पास जाय और कारणको जानकर उस वार्ताको भीष्मसे कहते हुए,भीष्मने सुनकर विचार किया ॥ ५१ ॥ और उन मंत्रियोको साथ लेकर दाशके घरको गये
और जाह्नवीपुत्र भीष्मने नम्र हो प्रेमपूर्वक उससे कहा ॥ ५२ ॥ भीष्म बोले हे दाश ! मेरे पिताके निमित्त अपनी सुमध्यमा कन्याको दीजिये यह तुम्हारी कन्या
मेरी मातारूप होगी हे परंतप!मैं इसका दास हूंगा॥५३॥दाशराज बोले हे महाभाग!तुम इसको ग्रहणकर अपनी पत्नी बनाओ कारण कि, पिताको देनेसे तुम्हारे
होते इसका पुत्र राजा नहीं होसकता॥५४॥गांगेय बोले यह दाशेयी मेरी माता हो मैं राज्य नहीं करूंगा,इसमें सन्देह नहीं सर्वथा इसीका पुत्र राज्य करैगा५५॥
दाशराजने कहा यह सत्य है पर तुमसे उत्पन्न हुआ बलवान् पुत्र अवश्यही बलसे राज्य ग्रहण करैगा ॥ ५६ ॥ गांगेय बोले यदि ऐसा है तौ मैं दारसंग्रहही

सहितस्तैर्जगामाऽऽशुदाशस्यसदनंतदा ॥ प्रेमपूर्वमुवाचेदंविनम्रो जाह्नवीसुतः ॥५२ ॥ गांगेयउवाच ॥ पित्रेदेहिसुतांतेऽद्यप्रार्थयामिसुमध्य
माम् ॥ मातामेऽस्तुसुतेयंतेदासोऽस्म्यस्याःपरंतप ॥५३॥ दाशउवाच ॥ त्वंगृहाणमहाभागपत्नीकुरुनृपात्मज ॥ पुत्रोऽस्यानभवेद्राजावर्तमा
नेत्वयीतिवै ॥ ५४ ॥ गांगेयउवाच ॥ मातेयंममदाशेयीराज्यंनैवकरोम्यहम् ॥ पुत्रोऽस्याःसर्वथाराज्यंकरिष्यतिनसंशयः ॥ ५५ ॥ दाशउ
वाच ॥ सत्यंवाक्यंमयाज्ञातंपुत्रस्ते बलवान्भवेत् ॥ सोऽपिराज्यंबलान्नूनंगृह्णीयादितिनिश्चयः ॥ ५६ ॥ गांगेयउवाच ॥ नदारसंग्रहंनूनंक
रिष्यामिहिसर्वथा ॥ सत्यंमेवचनंतातमयाभीष्मंव्रतंकृतम् ॥ ५७ ॥ सूतउवाच ॥ एवंकृतांप्रतिज्ञांतुनिशम्यझषजीवकः ॥ ददौसत्यवतींत
स्मैराज्ञसर्वांगशोभनाम् ॥ ५८ ॥ अनेनविधिनातेनवृतासत्यवतीप्रिया ॥ नजानातिपरंजन्मव्यासस्यनृपसत्तमः ॥ ५९ ॥ इति श्रीदेवीभा
गवते महापुराणेद्वितीयस्कंधेपंचमोऽध्यायः॥५॥ सूतउवच ॥ एवंसत्यवतीतेनवृताशंतनुनाकिल ॥ द्वौपुत्रौचतथाजातौमृतौकालवशादपि ॥
॥ १ ॥ व्यासवीर्यात्तुसंजातोधृतराष्ट्रोऽधएवच ॥ मुनिंदृष्ट्वाऽथकामिन्यानेत्रसंमीलनेकृते ॥ २ ॥

न करूंगा,यह मेरा सत्यवचन है,आजसे मैंने यह बड़ा भीष्म 'भयंकर' व्रत अवलम्बन किया ॥५७॥ सूतजी बोले दाशराजने इसप्रकार उनकी प्रतिज्ञाका स्मरण
कर सर्वांगशोभना सत्यवती उस राजाको प्रदान की ॥५८ ॥इस विधानसे उस राजाने सत्यवतीको ग्रहण किया और यह राजाको विदित नहीं था कि,इसके उद
रसे व्यासकी उत्पत्ति होचुकी है, इससे राजामे दोष नहीं है ॥ ५९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे भाषाटीकायां पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ ॥
सूतजी बोले इसप्रकारसे शंतनुने सत्यवतीका वरण किया, चित्रांगद और विचित्रवीर्य दोपुत्र हुए जो कालवश मृत्युको प्राप्त हुए ॥१॥ व्यासजीसे अंधे धृतराष्ट्र

हुए कारणकि,मुनिको जटिल देखकर स्त्रीने नेत्र मूँदलिये ॥ २॥ दूसरी राजकन्या व्यासजीको देखकर श्वेतरूपा होगई इसकारण व्यासके कोपसे पांडु पुत्रहुआ ३॥ और विविध वार्ताज्ञानमे कुशल दासीने व्यासजीको संतुष्ट किया इसकारण धर्मके अंशसे सत्यवाक् विदुर उत्पन्नहुए ॥ ४ ॥ इससे वंशक्षयमे एक वार गमनसे पुत्र होनेमे निर्दोषता कलियुगातिरिक्त युगोंमें जाननी, छोटा होनेपरभी पाण्डुकोही मंत्रियोंने राज्य दिया, अन्धताके कारण धृतराष्ट्रको राज्यमें नियुक्त न किया ॥ ५॥ भीष्मकी अनुमतिसे महाबली पांडुने राज्य किया और बुद्धिमान् विदुरको मंत्रिकार्यमे नियुक्तकिया ॥ ६ ॥ धृतराष्ट्रकी दो भार्याथीं गांधारी और सौबली दूसरी वैश्या गृहस्थकर्ममें प्रतिष्ठितथी ॥७॥ और पांडुकोभी दो ही भार्याथीं शूरसेनकी कन्या कुन्ती और मद्रदेशकी माद्री ॥ ८ ॥ गांधारीके सौ पुत्र हुए और वैश्या

श्वेतरूपायतोजाताहृष्ट्वाव्यासंनृपात्मजा ॥ व्यासकोपात्समुत्पन्नःपांडुस्तेननसंशयः॥३॥ संतोषितस्तयाव्यासोदास्याकामकलाविदा॥विदुरस्तुसमुत्पन्नोधर्मांशःसत्यवाक्छुचिः ॥ ४ ॥ राज्येसंस्थापितःपांडुःकनीयानपिमंत्रिभिः ॥ अंधत्वाद्धृतराष्ट्रोऽसौनाधिकारेनियोजितः॥ ५ ॥ भीष्मस्यानुमतेराज्यंप्राप्तःपांडुर्महाबलः ॥ विदुरोप्यथमेधावीमंत्रकार्येनियोजितः ॥ ६ ॥ धृतराष्ट्रस्यद्वेभार्येगांधारीसौबलीस्मृता ॥ द्वितीयाचतथावैश्यागार्हस्थ्येषुप्रतिष्ठिता ॥ ७ ॥ पांडोरपितथापत्न्यौद्वेप्रोक्तेवेदवादिभिः ॥ शौरसेनीतथाकुंतीमाद्रीचमद्रदेशजा ॥ ८ ॥ गांधारीसुषुवेपुत्रशतंपरमशोभनम् ॥ वैश्याप्येकंसुतंकांतंयुयुत्सुंसुषुवेप्रियम् ॥९॥ कुंतीतुप्रथमंकन्यासूर्यात्कर्णंमनोहरम् ॥ सुषुवेपितृगेहस्था पश्चात्पांडुपरिग्रहः ॥ १० ॥ ऋषयऊचुः ॥ किमेतत्सूतचित्रंत्वंभाषसेमुनिसत्तम॥जनितश्चसुतःपूर्वंपांडुनासाविवाहिता ॥ ११ ॥ सूर्यात्कर्णःकथंजातःकन्यायांवदविस्तरात् ॥ कन्याकथंपुनर्जातापांडुनासाविवाहिता ॥ १२ ॥ सूतउवाच ॥ शूरसेनसुताकुंतीबालभावेयदाद्विजाः ॥ कुंतिभोजेनराज्ञातुप्रार्थिताकन्यकाशुभा ॥ १३ ॥ कुंतिभोजेनसाबालापुत्रीतुपरिकल्पिता ॥ सेवनार्थंतुदीतस्यविहिताचारुहासिनी ॥१४॥

से एक पुत्र युयुत्सु हुआ ॥ ९ ॥ कुंती जब प्रथम कन्या थी तब उसके सूर्यसे एक परम मनोहर पुत्र पिताके घरही उत्पन्न हुआ पीछे पांडुने उसको विवाहा ॥ ॥ १० ॥ ऋषि बोले हे सूतजी ! आप यह क्या विचित्र बात कहते हो ? कि, पहले पुत्र हुआ और पीछे पांडुने उससे विवाह किया ॥ ११ ॥ कन्यावस्थामे सूर्यसे कर्ण कैसे उत्पन्नहुआ ? सो विस्तारसे कहो और फिर वह कन्या कैसेहुई और पाण्डुने कैसे विवाही? ॥ १२ ॥ सूतजी बोले हे ऋषियो ! जिससमय शूरसेनकी पुत्री बालकथी, उस समय राजा कुंतिभोजने उसको मांगलियाथा ॥ १३ ॥ और कुंतिभोजने उसको अपनी पुत्रीरूपमे कल्पना किया और अग्निहोत्रकी सेवामें

उस चारुहासिनीको नियुक्तकिया ॥१४॥ वहां दुर्वासा मुनि आकर चार महीनेतक स्थित रहे, मुनिकी कुंतीने इतनी सेवाकी कि, वे प्रसन्न होगये ॥१५॥ और जिसके द्वारा देवता आजायँ इस प्रकारका मुनिने उनको मंत्र दियाकि, देवता आनकर शीघ्रही मनोरथ पूर्ण करसके ॥१६॥जब मुनिराज चलेगये, तब कुन्तीने मंत्रके निश्चयके निमित्त घरमें विचार किया कि, किस देवताका चिंतनकरू ॥ १७ ॥ उसीसमय उसने सूर्यको उदय होतेहुए देखा और मंत्रोचारण करके सूर्यको बुलाया ॥१८॥ तब सूर्य देव उस अपने मंडलसे मनोहर मनुष्यका रूप धारण करके उसके समीप मन्दिरमें प्राप्तहुए ॥१९॥ उस समय सूर्यदेवको आता देखकर कुन्ती बडी विस्मितहुई और कंपित होकर तत्कालही रजोदोषको प्राप्तहुई ॥ २० और हाथ जोडकर वह सुलोचनी सूर्यसे कहनेलगी मैं आपके दर्शनसेही कृतार्थ

दुर्वासास्तुमुनिःप्रातश्चातुर्मास्येस्थितोद्विजः॥परिचर्याकृताकुंत्यामुनिस्तोषंजगामह॥१५॥ददौमंत्रंशुभंतस्यैयेनाहूतःसुरःस्वयम्॥ समायातितथाकामंपूरयिष्यतिवांछितम् ॥१६॥ गतेमुनौततःकुंतीनिश्चयार्थगृहेस्थिता ॥ चिंतयामासमनसाकंसुरंसमचिंतये ॥१७॥ उदितश्चतदाभानुस्तथादृष्टोदिवाकरः ॥ मन्त्रोच्चारंतथाकृत्वाचाहूतस्तिग्मगुस्तदा ॥ १८॥ मडलान्मानुषरूपंकृत्वासर्वातिपेशलम्॥अवातरत्तदाकाशात्समीपेतत्र मंदिरे॥१९॥दृष्ट्वादेवंसमायांतंकुंतीभानुंसुविस्मिता॥ वेपमानारजोदोषप्राप्तासद्यस्तुभामिनी॥२०॥कृतांजलिःस्थितासूर्यबभाषेचारुलोचना॥ सुप्रीतादर्शनेनाद्यगच्छत्वंनिजमंडलम् ॥२१॥ ॥सूर्यउवाच ॥ आहूतोऽस्मिकथंकुंतित्वयामंत्रबलेनवै ॥ नमांभजसिकस्मात्त्वंसमाहूयपुरोगतम् ॥ २२ ॥कामार्तोऽस्म्यसितापांगिभजमांभावसंयुतम् ॥ मंत्रेणाधीनतांप्राप्तंक्रीडितुंनयमामिति ॥ २३ ॥ ॥ कुंत्युवाच॥ कन्याऽस्म्यहंतुधर्मज्ञसर्वसाक्षिन्नमाम्यहम् ॥ तवाप्यहंनदुर्वाच्याकुलकन्याऽस्मिसुव्रत ॥ २४ ॥ ॥ सूर्यउवाच ॥ ॥ लज्जामेमहतीचाद्ययदिगच्छाम्यहंवृथा ॥ वाच्यतांसर्वदेवानांयास्याम्यत्रनसंशयः ॥ २५ ॥ शप्स्यामितंद्विजंचाऽद्ययेनमंत्रःसमर्पितः ॥ त्वांचापिसुभृशंकुंतिनोचेन्मांत्वंभजिष्यसि ॥ २६ ॥

होगई अब आप अपने मंडलको जाइये॥२१॥सूर्य बोले हेकुंति!तैने मंत्रबलसे हमकोक्यों बुलाया ? और बुलाकर आगे स्थितहुए मुझको तू क्यों नहीं भजतीहै? ॥२२॥ हे वामोरु!भावसंयुक्त होकर तुम मुझे भजो मैं सकामहूं इस मंत्रसे मैं तुम्हारे अधीन हूं मुझसे क्रीडाकरो ॥२३॥ कुन्ती बोली हेधर्मज्ञ ! हे सबके साक्षी ! मैं कन्याहूं इसकारण मेरे ऊपर कृपाकरो मैं आपको प्रणाम करतीहूं कुलकन्या होनेके कारण आपको मुझे दुर्वाच्य करना उचितनहींहै ॥२४॥सूर्य बोले यदि हम वृथा चलेगये तो बडी लज्जाहोगी और सब देवताओंमें मोघदर्शन होनेके कारण मैं वाच्यताको प्राप्तहूंगा॥२५॥और उस ब्राह्मणको शापदूंगा जिसने तुझको मंत्र दियाहै

और वृथा बुलाया इसकारण तुझकोभी शाप दूंगा जो न भजैंगी॥ २६॥और मेरेसंयोगसे तेराकन्याधर्म स्थिररहैगा कोईभी जान न सकैगा और हेवरानने! तेरा मेरे समान पुत्र होगा॥ २७॥यहकहकर सूर्यने अपनेमे अनुरक्त और लज्जित कुन्तीको भोगकर मनवांछितवर दे गमन किया॥ २८॥ तब कुन्तीने गर्भ धारण किया और गुप्तमंदिरमे स्थितहुई,केवल इसबातको एकधात्रीने जाना और माता आदिकिसीने न जाना॥ २९॥ उस गुप्तमंदिरमें इसके बड़ामनोहर पुत्रहुआ,जो कवच और दिव्य कुण्डलधारण कियेथा॥ ३०॥दूसरे सूर्य अथवा दूसरे कुमारहीकी समानथा और धात्री उसको हाथमें लेकर उसलज्जित हुईसे बोली॥ ३१॥ हे करभोरु!इससमय तुम क्या चिन्ता करतीहो? मैं तुम्हारी आज्ञा करनेको स्थित हूं तब कुन्ती उस पुत्रको मंजूषामें रखनेकी इच्छा करतीहुई बोली॥ ३२॥ क्याकरूं? दुःखीहूं इसकारण

कन्याधर्मःस्थिरस्तेस्यान्नज्ञास्यंतिजनाः किल ॥ मत्समस्तुतथापुत्रोभवितातेवरानने ॥ २७ ॥ इत्युक्तातरणिःकुंतींतन्मनस्कांसुलज्जिताम्॥ भुक्त्वाजगामदेवेशोवरंदत्त्वाऽतिवांछितम् ॥ २८ ॥ गर्भंदधारसुश्रोणीसुगुप्तेमंदिरेस्थिता ॥ धात्रीवेदप्रियाचैकानमातानजनस्तथा ॥ २९ ॥ गुप्तःसद्मनिपुत्रस्तुजातश्चातिमनोहरः ॥ कवचेनातिरम्येणकुंडलाभ्यांसमन्वितः ॥ ३० ॥ द्वितीयइवसूर्यस्तुकुमारइवचापरः ॥ करेकृत्वाऽथधात्रेयीतामुवाचसुलज्जिताम् ॥ ३१ ॥ कांचिंतांकरभोरुत्वमाधत्सेऽद्यस्थिताऽस्म्यहम् ॥ मंजूषायांसुतंकुंतीमुंचंतीवाक्यमब्रवीत् ॥ ३२ ॥ किंकरोमिसुतार्ताऽहंत्यजेत्वांप्राणवल्लभम् ॥ मंदभाग्यात्यजामित्वांसर्वलक्षणसंयुतम् ॥३३॥ पातुत्वांसगुणागुणाभगवतीसर्वेश्वरीचांबिकास्तन्यंसैवददातुविश्वजननीकात्यायनीकामदा॥द्रक्ष्येऽहंमुखपंकजंसुललितंप्राणप्रियाहंकदात्यक्त्वात्वांविजनेवनेरविसुतंदुष्टायथास्वैरिणी ॥३४॥ पूर्वस्मिन्नपिजन्मनित्रिजगतांमातानचाराधितानध्यातंपदपंकजंसुखकरंदेव्याःशिवायाश्चिरम् ॥ तेनाहंसुतदुर्भगाऽस्मिसततंत्यक्त्वापुनस्त्वांवनेतप्स्यामिप्रियपातकंस्मृतवतीबुद्ध्याकृतंयत्स्वयम् ॥ ३५ ॥ सूतउवाच ॥ इत्युक्त्वातंसुतंकुंतीमंजूषायांधृतंकिल ॥ धात्रीहस्तेददौभीता जनदर्शनतस्तथा ॥ ३६ ॥

मैं प्राणवल्लभ पुत्रको त्यागन करती हूं मैं मन्दभागिनी हूं जो सर्व लक्षणसम्पन्न तुमको त्यागन करती हूं॥ ३३॥तुझको सगुणानिर्गुणा सर्वेश्वरी अंबिका रक्षा करै और कामदा कात्यायनी तुझको अपना दुग्धदान करै, तुझ प्राणप्रियके मुखकमलका मैं कब दर्शन करूंगी!तुझ सूर्यपुत्रको विजन वनमें दुष्ट स्वैरिणीकी समान त्यागन करती हूं॥ ३४॥मैंने पूर्वजन्ममें त्रिलोकजननीका आराधन नहीं किया न शिवादेवीके सुखकारी चरणकमलोंका कभी ध्यान किया, इससे मैं दुर्भागिनीकी समान निर्जन वनमें तुझको त्यागन करती हूं और इस अपनी बुद्धिसे किये पातकको स्मरण करती हुई तापित हूंगी॥ ३५॥सूतजी बोले ऐसा कहकर कुन्तीने उस पुत्रको

मंजूषामे धरदिया और मनुष्योंके देखनेके भयसे उसको धायके हाथमेंदिया॥ ३६॥और आप स्नानकरके पिताके घरमें रही और गंगामें बहतीहुई वहमंजूषा अधिर थीको मिली ॥ ३७॥ उसकी भार्या राधाने इसपुत्रको पालनकिया, उससे बलवान् बलीकर्ण हुआ,सूतजीके स्थानमें पालितहुआ ॥ ३८॥स्वयंवरमें कुन्तीको, राजा पाण्डुने विवाहा और मद्रराजकी कन्यामाद्री दूसरीभार्याहुई॥ ३९॥एकसमयमहाबली पाण्डुवनमें मृगयाकरतेहुए मृगरूपमें रमणकरते एकमुनिको मारतेहुए॥ ४०॥ तब क्रोधकर उनमुनिने पाण्डुको शापदिया कि, तुमभी जब स्त्रीसे रमण करोगे तबअवश्य तुम्हारा मरण होगा॥ ४१॥जब मुनिने इसप्रकार शापदिया तबपाण्डुको वडा शोक हुआ और राज्य छोडकर दुःखीहो वनमे निवासकरनेलगे॥ ४२॥कुन्ती और माद्री दोनों भार्या उनके संगगई,हे मुनिश्रेष्ठो।वे सतीधर्म सेवनकरनेलगीं॥

स्नात्वात्रस्तातदाकुंतीपितृवेश्मन्युवाससा ॥ मंजूषावहमानाचप्राप्ताह्यधिरथेनवै ॥ ३७ ॥ राधासूतस्यभार्यावैतयाऽसौप्रार्थितःसुतः ॥ कर्णोऽभूद्बलवान्वीरःपालितः सूतसद्मनि ॥ ३८ ॥ कुंतीविवाहिताकन्यापांडुनासास्वयंवरे ॥ माद्रीचैवापराभार्यामद्रराजसुताशुभा ॥ ३९ ॥ मृगयारममाणस्तुवनेपांडुर्महाबलः ॥ जघानमृगबुद्ध्यातुरममाणंमुनिंवने ॥ ४० शप्तस्तेनतदापांडुर्मुनिनाकुपितेनच ॥ स्त्रीसंगंयदिकर्तासि तदातेमरणंध्रुवम् ॥ ४१ ॥ इतिशप्तस्तुमुनिनापांडुःशोकसमन्वितः ॥ त्यक्त्वाराज्यंवनेवासंचकारभृशदुःखितः ॥ ४२ ॥ कुंतीमाद्रीचभार्येद्वे जग्मतुःसहसंगते ॥ सेवनार्थंसतीधर्मसंश्रितेमुनिसत्तमाः ॥ ४३ ॥ गंगातीरेस्थितःपांडुर्मुनीनामाश्रमेषुच ॥ शृण्वानोधर्मशास्त्राणिचकारदुश्चरंतपः ॥ ४४ ॥ कथायांवर्तमानायांकदाचिद्धर्मसंश्रितम् ॥ अशृणोद्वचनंराजासुपृष्टंमुनिभाषितम् ॥ ४५ ॥ अपुत्रस्यगतिर्नास्तिस्वर्गंगंतुंपरंतप ॥ येनकेनाप्युपायेनपुत्रस्यजननंचरेत् ॥ ४६ ॥ अंशजःपुत्रिकापुत्रःक्षेत्रजोगोलकस्तथा ॥ कुंडः सहोढः कानीनः क्रीतः प्राप्तस्तथावने ॥ ४७ ॥दत्तः केनापिचाशक्तौधनग्राहिसुताः स्मृताः ॥ उत्तरोत्तरतः पुत्रानिकृष्टाइतिनिश्चयः ॥ ४८ ॥ इत्याकर्ण्यतदाप्राहकुंतींकमललोचनाम् ॥ सुतमुत्पादयाशुत्वंमुनिंगत्वातपोन्वितम् ॥ ४९ ॥

॥ ४३॥पाण्डु गंगाकिनारे स्थितहुए मुनियोंके आश्रमोंमें धर्मशास्त्रको श्रवण करते दुश्चर तपकरनेलगे ॥ ४४॥एकसमय धर्मसम्बन्धिनी कथा श्रवण करते मुनियोंके कहे इस पृष्टवचनको सुनतेहुए॥ ४५॥हे परंतप।जो पुत्रवान् नहींहै उसको स्वर्गमें गतिनहींहै जैसेबनै वैसे पुत्र प्रगटकरै॥ ४६॥अपने वीर्यसे,उत्पन्न कन्याका पुत्र क्षेत्रज गोलक,कुण्ड,सहोढ जो गर्भिणी व्याहीगई उससे उत्पन्न कन्यावस्थामें हुआ कानीन-क्रीत तथा वनमे प्राप्तहुआ॥ ४७॥पुत्रपालनामें अशक्तताके कारण किसीने बेच दिया वहधनग्राही पुत्रहै,यहपुत्र उत्तरोत्तर निकृष्टहैं यहनिश्चयहै॥ ४८॥यहसुनकर राजाने कमललोचनी कुन्तीसे कहाकि,तुम किसीतपस्वी मुनिके निकट गमनकरके

पुत्र उत्पन्न करो ॥ ४९ ॥ और मेरी आज्ञासे तुझको दोष न लगेगा कारण कि, पहलेमहात्माओंकी भी आज्ञा इसीप्रकारहै, सौदासने वसिष्ठसे पुत्र उत्पन्न कराया
था ऐसा हमने सुनाहै ॥ ५० ॥ कुंतीने कहा मनुष्योंसे क्यों पुत्र प्रगट किया जाय मेरे पास एक कामदायक मंत्रहै हे प्रभो ! जो पहले दुर्वासाने दियाथा और सब
सिद्धिका देनेवाला है॥५१॥ हे राजन् ! इस मंत्रसे मैं जिस देवताको निमंत्रण करूं सो अवश्य मेरे समीप आवैगा इसमें संदेह नहीं ॥ ५२ ॥ तब अपने स्वामीके
वचनसे वह धर्मराजका स्मरणकरके संगमकरके युधिष्ठिरको उत्पन्न करती हुई॥५३॥वायुसे भीम,इंद्रसे अर्जुनको प्रगटकिया,इस प्रकार वर्ष वर्षमें एक २ पुत्र प्रगट
किया, यह तीन वर्षमें कुतीके महाबली पुत्रहुए॥५४॥तब माद्रीने पांडुसे कहा हे सत्तम ! हमको भी पुत्र दो, हे महाभाग ! मैं क्या करूं ? मेरा दुःख नाशकरो

वसिष्ठाज्जनितः पुत्रः सौदासेनेतिमेश्रुतम् ॥ ५० ॥ तंकुंतीवचनंप्राहममंत्रोऽस्तिकामदः ॥ दत्तोदु
ममाऽऽज्ञयानदोषस्तेपुराराज्ञामहात्मना ॥ वसिष्ठाज्जनितः पुत्रः सौदासेनेतिमेश्रुतम् ॥ ५० ॥ तंकुंतीवचनंप्राहममंत्रोऽस्तिकामदः ॥ दत्तोदु
र्वाससापूर्वंसिद्धिदःसर्वथाप्रभो ॥ ५१ ॥ निमंत्रयेऽहंयदेवंमंत्रेणानेनपार्थिव ॥ आगच्छेत्सर्वथासोवैममपार्श्वेनियंत्रितः ॥ ५२ ॥ भर्तुर्वाक्ये
नसातत्रस्मृत्वाधर्मंसुरोत्तमम् ॥ संगम्यसुषुवेपुत्रंप्रथमंचयुधिष्ठिरम् ॥ ५३ ॥ वायोर्वृकोदरंपुत्रंजिष्णुंचैवशतक्रतोः ॥ वर्षेवर्षेत्रयःपुत्राःकुंत्यां
जातामहाबलाः ॥ ५४ ॥ माद्रीप्राहपतिंपांडुंपुत्रंमेकुरुसत्तम ॥ किंकरोमिमहाराजदुःखंनाशयमेप्रभो ॥ ५५ ॥ प्रार्थितापतिनाकुंतीददौमंत्रं
दयान्विता ॥ एकपुत्रप्रबंधेनमाद्रीपतिमतेस्थिता ॥ ५६ ॥ स्मृत्वातदाश्विनौदेवौमद्रराजसुतासुतौ ॥ नकुलःसहदेवश्चसुषुवेवरवर्णिनी॥५७॥
एवंतेपाडवाःपंचक्षेत्रोत्पन्नाःसुरात्मजाः ॥ वर्षवर्षांतरेजातावनेतस्मिन्द्विजोत्तमाः ॥ ५८ ॥ एकस्मिन्समयेपांडुर्माद्रींदृष्ट्वाऽथनिर्जने ॥ आश्र
मेचातिकामार्तोजग्राहाऽऽगतवैशसः ॥ ५९ ॥ मामामामेतिबहुधानिषिद्धोऽपितयाभृशम् ॥ आलिलिंगप्रियांदैवात्पपातधरणीतले ॥ ६० ॥
यथावृक्षगतावल्लीछिन्नेपततिवैद्रुमे ॥ तथासापतिताबालाकुर्वतीरोदनंबहु ॥ ६१ ॥

॥ ५५ ॥ तब पतिकी प्रार्थनासे दयाकरके कुन्तीने माद्रीकोभी वह मंत्र दिया और पतिकी अनुमतिसे एकही पुत्रका प्रबन्ध हुआ ॥ ५६ ॥ परन्तु अश्विनीकुमा
रदेवताओंके स्मरण करनेसे नकुल और सहदेव यह दो पुत्र उसके हुए ॥ ५७ ॥ इसप्रकार पांडुके क्षेत्रमे पांच पांडव उत्पन्न हुए, हे द्विजोत्तमो ! यह उस वनमें
प्रतिवर्षमें एक एक हुए॥५८॥ एक समय पांडुने निर्जनमें माद्रीको देखकर प्राप्त मृत्यु होनेसे कामार्त होकर ग्रहणकिया ॥५९॥ 'ऐसा नहीं ऐसा नहीं करो' उसने
बहुत निषेधभी किया परन्तु उन्होने ज्योंही प्रियाको आलिंगन किया कि भूमिपर गिरगये ॥ ६० ॥ जैसे वृक्षके गिरनेसे उसकी बेलभी पतित होजाती है इसीप्र
कार वह बाला पतित होकर रोदन करनेलगी ॥ ६१ ॥

उस बातको श्रवणकर कुन्ती रोती हुई आई और बालकभी तथा महाभाग मुनिभी इस कोलाहलको श्रवण करके ॥६२॥ कि,पांडु मृतक हुएहैं आये तब विधि पूर्वक अग्निकी विधिकरके गंगाकिनारे दाह करतेहुए ॥६३॥ माद्री दोनों पुत्र कुन्तीको समर्पणकरके संगही सती हुई और धर्मको आगे करके सत्यकामसे सतीहुई ॥ ६४ ॥ वहांके रहनेवाले मुनि जलदानादिकरके पांचपुत्रयुक्त कुन्तीको हस्तिनापुरको लाये ॥६५॥उसको आयाहुआ देख भीष्म और विदुर और धृतराष्ट्रके स्थानमें सब नगरनिवासी आये॥६६॥और वे सब पूँछनेलगे हे वरानने ! यह किसके पुत्रहैं ? कारण कि, यह शापको जान्तेथे तब कुन्ती बडीदुःखीहुई॥६७॥ और कहाकि,यह पुत्र कुरुकुलमें देवताओंसे प्रगट हुएहैं और विश्वासके निमित्त कुन्तीने फिर सब देवताओंको बुलाया ॥६८॥उन्होने आकाशमे आनकर कहाकि

प्रत्यागतातदाकुंतीरुदतीबालकास्तथा ॥ मुनयश्चमहाभागाःश्रुत्वाकोलाहलंतदा ॥ ६२ ॥ मृतःपांडुस्तदासर्वेमुनयःसंशितव्रताः ॥ सहाग्निभिर्विधिंकृत्वागंगातीरेतदादहन् ॥ ६३ ॥ चक्रेसहैवगमनंमाद्रीदत्त्वासुतौशिशू ॥ कुंत्यैधर्मंपुरस्कृत्यसतीनांसत्यकामतः ॥ ६४ ॥ जलदानादिकंकृत्वा मुनयस्तत्रवासिनः ॥ पंचपुत्रयुतांकुंतीमनयन्हस्तिनापुरम् ॥ ६५ ॥ तांप्राप्तांचसमाज्ञायगांगेयोविदुरस्तथा ॥ नागराधृतराष्ट्रस्यसर्वेतत्रसमाययुः ॥ ॥ ६६ ॥ पप्रच्छुश्चजनाःसर्वेकस्यपुत्रावरानने ॥ पांडोःशापंसमाज्ञायकुंतीदुःखान्वितातदा ॥ ६७ ॥ तानुवाच सुराणांवैपुत्राःकुरुकुलोद्भवाः ॥ विश्वासार्थंसमाहूताःकुंत्यासर्वेसुरास्तदा ॥ ६८ ॥ आगत्यखेतदातैस्तुकथितंनःसुताःकिल ॥ भीष्मेणसत्कृतंवाक्यंदेवानांसत्कृताःसुताः ॥ ६९ ॥ गतानागपुरंसर्वेतानादायसुतान्वधूम् ॥ भीष्मादयःप्रीतचित्ताःपालयामासुरर्थतः ॥ ७० ॥ एवंपार्थाःसमुत्पन्नागांगेयेनाथपालिताः ॥ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ ॥ सूतउवाच ॥ पंचानांद्रौपदीभार्यासामान्यासापतिव्रता ॥ पंचपुत्रास्तुतस्याःस्युर्भर्तृभ्योऽतीवसुंदराः ॥१॥ अर्जुनस्यतथाभार्याकृष्णस्यभगिनीशुभा ॥ सुभद्रायाहृतापूर्वंजिष्णुनाहरिसंमते ॥ २ तस्यांजातोमहावीरोनिहतोऽसौरणाजिरे ॥ अभिमन्युर्हतास्तत्रद्रौपद्याश्चसुताः किल ॥ ३ ॥

यह हमारेही पुत्रहैं. तब भीष्मने देवताओंके वाक्यसे देवपुत्रोंका सत्कारकिया॥६९॥और पुत्र तथा कुंतीको लेकर सब हस्तिनापुरको गये और भीष्मआदि प्रसन्न चित्त हो यथायोग्य धनादिसे उनका पालनकरतेहुए ॥ ७० ॥ इसप्रकार वह कुंतीसुत भीष्मद्वारा पालितहुए ॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे भाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः ॥६॥ सूतजी बोले इन पांचोंकी भार्या द्रौपदी सामान्यतासे हुई पांचपुत्र उसके पांचो पतियोंसे बडे सुन्दर हुए॥१॥कृष्णकी भगिनी सुभद्रा अर्जुनकीभार्याहुई,जिसको कृष्णकी सम्मतिसेही अर्जुनने हरण कियाथा॥२॥उससे महाबली अभिमन्यु उत्पन्नहुआ और द्रौपदीके पांच पुत्र तथा अभिमन्यु भारतके

युद्धमें निहत हुए॥ ३ ॥विराटकी पुत्री अतिसुन्दरी अभिमन्युकी स्त्री थी, वह गर्भवती थी उससे अश्वत्थामाकी बाणाग्निसे दग्ध होनेके कारण मृतक पुत्र उत्पन्न किया
॥ ४ ॥ तब उस भागिनेयके पुत्रको श्रीकृष्णने जीवित किया द्रोणपुत्रकी बाणाग्निसे जिवाना कृष्णका अद्भुत प्रताप था ॥ ५ ॥ वंशके क्षीण होनेपर पुत्रने जन्म
लिया इसकारण पृथ्वीमें उसका परीक्षित् नाम हुआ॥ ६ ॥अपने सौ पुत्र नष्ट होनेसे धृतराष्ट्र बडे दुःखी हुए और भीमकी वाग्बाणोंसे पीडित होकरभी पाण्डवोंके
राज्यमे निवास करते रहे ॥ ७ ॥ और पुत्रशोकसे व्याकुल हुई गांधारीभी स्थित रहीं और युधिष्ठिर दिनरात उनकी सेवा करने लगे ॥ ८॥ और धर्मात्मा विदु
रभी उनको समझाते थे और युधिष्ठिरकी आज्ञासे निरन्तर उनके समीप रहते ॥ ९ ॥ और धर्मात्मा धर्मपुत्रभी पिताकी सेवा करते थे मानो उनके पुत्रका शोक

अभिमन्योर्वराभार्यावैराटीचातिसुंदरा ॥ कुलांतेसुषुवेपुत्रंमृतोबाणाग्निनाशिशुः ॥४॥जीवितःसतुकृष्णेनभागिनेयसुतःस्वयम् ॥ द्रौणिबाणा
ग्निनिर्दग्धःप्रतापेनाद्भुतेनच ॥५॥ परिक्षीणेषुवंशेषुजातोयस्माद्वरःसुतः ॥ तस्मात्परीक्षितोनामविख्यातःपृथिवीतले ॥ ६ ॥ निहतेषुचपुत्रेषु
धृतराष्ट्रोऽतिदुःखितः॥तस्थौपांडवराज्येचभीमवाग्बाणपीडितः ॥७॥ गांधारीचतथाऽतिष्ठत्पुत्रशोकातुराभृशम्॥सेवांतयोर्दिवारात्रंचकारार्तो
युधिष्ठिरः॥८॥विदुरोऽप्यतिधर्मात्माप्रज्ञानेत्रमबोधयत्॥युधिष्ठिरस्यानुमतेभ्रातृपार्श्वेव्यतिष्ठत ॥९॥ धर्मपुत्रोऽपिधर्मात्माचकारसेवनंपितुः॥
पुत्रशोकोद्भवंदुःखंतस्यविस्मारयन्निव॥ १० ॥ यथाशृणोतिवृद्धोऽसौतथाभीमोऽतिरोपितः ॥ वाग्बाणेनाहनत्तंतुश्रावयन्संस्थिताञ्जनान्॥ ११॥
मयापुत्राहताःसर्वेदुष्टस्यांधस्यतेरणे॥दुःशासनस्यरुधिरंपीतंहृद्यंतथाभृशम्॥ १२॥ भुनक्तिपिंडमंधोऽयंमयादत्तंगतत्रपः॥ध्वांक्षवद्वाश्ववच्चापिवृ
थाजीवत्यसौजनः॥ १३॥एवंविधानिरूक्षाणिश्रावयत्यनुवासरम्॥आश्वासयतिधर्मात्मामूर्खोऽयमितिचब्रुवन्॥ १४॥अष्टादशैववर्षाणिस्थित्वा
तत्रैवदुःखितः॥धृतराष्ट्रोवनेयानंप्रार्थयामासधर्मजम्॥ १५॥अयाचतधर्मपुत्रंधृतराष्ट्रोमहीपतिः॥पुत्रेभ्योऽहंददाम्यद्यनिर्वापंविधिपूर्वकम्॥ १६॥

विस्मरण कराते थे ॥ १० ॥ जिसप्रकारसे धृतराष्ट्र सुन ले इस प्रकारसे बडे क्रोधित होकर भीमसेन मनुष्योंको सुनाते उनको वाग्बाणसे विद्ध करते थे ॥ ११ ॥
मैंने दुष्ट अन्ध तेरे सब पुत्र युद्धमें मारे और दुश्शासनका रुधिर हृदयवेधकर पिया ॥ १२ ॥ अब यह निर्लज्ज मेरे दिये अन्नको खाता है, ध्वांक्ष और श्वानकी
समान यह वृथा जीता है ॥ १३ ॥ इस प्रकार प्रतिदिन रूखे वचन कहता और धर्मराज उनको समझाते कि, यह मूर्ख है ॥ १४ ॥ इस प्रकार दुःखसे अठारह
वर्ष वहां व्यतीत किये तब धृतराष्ट्रने युधिष्ठिरसे वन जानेको पूँछा ॥ १५ ॥ जब धृतराष्ट्रने धर्मपुत्रसे वन जानेकी प्रार्थना करी कि, अब मैं पुत्रोंके निमित्त
निर्वाप अञ्जली देनेकी इच्छा करता हूँ ॥ १६ ॥

कारण कि,यहां तो भीमसेनने सबका और्ध्वदैहिक किया,परन्तु पूर्ववैरके स्मरणके कारण मेरे पुत्रोंकानहीं कियाहै॥ १७॥जो आप मुझे धन दे तो मैं और्ध्वदैहिककर्मकरके वनमें स्वर्गप्राप्तिके निमित्त तप करनेको जाऊं॥ १८॥तब एकान्तमें धर्मराजको विदुरने कहा तब उन्होंने धृतराष्ट्रको धन देनेकी इच्छा की॥ १९॥और सब अपने कुटुम्बियोंको बुलाकर राजाने कहा हे महाभागो!पिण्डदानकी इच्छावाले पिताको धन देते हैं॥ २०॥महापराक्रमी अपनेबडे भ्राताकेयहवचन श्रवण कर क्रोधितहो भीमसेन कहनेलगे॥ २१॥हे महाभाग!दुर्योधनके निमित्त आप क्यो धन देतेहो.इससे तो यह अन्धे भी सुखी होगे यह आपकी बुद्धिमानीकी बात नहीं है॥ २२॥ हे नाथ!आपकी दुर्मत्रणासेही हमने वनमे दुःख पाया और हे महाभाग!आपके सामने उस दुरात्माने द्रौपदीको बुलाया॥ २३॥ हे सुव्रत ! आपहीके प्रसादसे हमको

वृकोदरेणसर्वेषांकृतमत्रौर्ध्वदैहिकम्॥नकृतंममपुत्राणांपूर्ववैरमनुस्मरन् ॥१७॥ ददासिचेद्धनंमह्यंकृत्वाचैवौर्ध्वदैहिकम्॥गमिष्येऽहंवनंतप्तुंतपः स्वर्गफलप्रदम्॥ १८॥एकांतेविदुरेणोक्तोराजाधर्मसुतःशुचिः॥धनंदातुंमनश्चक्रेधृतराष्ट्रायचार्थिने१९॥समाहूयनिजान्सर्वानुवाचपृथिवीपतिः॥ धनंदास्येमहाभागाःपित्रेनिर्वापकामिने॥२०॥तच्छ्रुत्वावचनंभ्रातुर्ज्येष्ठस्यामिततेजसः॥संग्रहेऽस्यमहाबाहुर्मारुतिःकुपितोऽब्रवीत् ॥२१॥ धनं देयंमहाभागदुर्योधनहितायकिम्॥अंधोऽपिसुखमाप्नोतिमूर्खत्वंकिमतःपरम् ॥२२॥ तवदुर्मंत्रितेनाथदुःखंप्राप्तावनेवयम् ॥ द्रौपदीचमहाभागा समानीतादुरात्मना ॥२३॥ विराटभवनेवासःप्रसादात्तवसुव्रत ॥ दासत्वंचकृतंसर्वैर्मत्स्यस्यामितविक्रमैः॥ २४ ॥ देवितात्वंनचेज्ज्येष्ठःप्रभवे त्संक्षयःकथम् ॥ सूपकारोविराटस्यहत्वाऽभूवंतुमागधम् ॥ २५ ॥ बृहन्नलाकथंजिष्णुर्भवेद्बालस्यनर्तकः ॥ कृत्वावेषंमहाबाहुर्योषायावासवा त्मजः॥२६॥गांडीवशोभितौहस्तौकृतौकंकणशोभितौ॥मानुषंचवपुःप्राप्यकिंदुःखंस्यादतःपरम्॥२७॥दृष्ट्वावेणीकृतांमूर्ध्निकज्जलंलोचनेतथा ॥ असिंगृहीत्वातरसाच्छेद्म्यहंनान्यथासुखम् ॥२८॥ अपृष्ट्वाचमहीपालंनिक्षिप्तोऽग्निर्मयागृहे ॥ दग्धुकामश्चपापात्मानिर्दग्धोसौपुरोजनः ॥२९॥

विराट नगरमें निवास करना पडा और हम सब अमितपराक्रमी होकर मत्स्यके यहां दासवत् रहे॥ २४॥यदि आप द्यूत न खेलते तो यह संक्षय किस प्रकारहोता और आपहीके कारण जरासन्धका वध करनेवाला होकर भी मुझे रसोइया बनना पडा ॥ २५ ॥ नहीं तो अर्जुनसे पराक्रमीको स्त्रियोंमें बृहन्नला क्यों बनना पडता!हे महाबाहो!इन्द्रपुत्र होकरभी आपहीके कारण यह स्त्रीरूपधारी बने ॥ २६॥ जिस हाथमें गांडीवकी शोभा थी उसमें कंकण पहरना पडा, मनुष्यशरीरको प्राप्त होकर इससे अधिक दुःख और क्या होगा॥ २७॥शिरपर वेणी नेत्रोंमें काजल,अर्जुनको देखकर क्रोध हुआ है,वह क्या तलवारसे धृतराष्ट्रका मस्तक छेदन करनेसेही सुख होसकता है?॥ २८॥जिसने भीष्मादिकी सम्मतिके विनाही लाक्षागृहमें अग्नि दी,जिस पापात्माने हमारे जलानेकी इच्छाकी थी, और फिर आग

लगाई वह जलगया॥ २९॥ हे महाराज ! जिस प्रकार आपके विना पूंछे मैंने कीचकोंका वध किया;इस प्रकार भार्यासहित धृतराष्ट्रपुत्रोंको नष्ट न करसका॥ ३०॥ हे
राजन् ! अपने यह बुद्धिमानीका काम न किया जो इतनेपरभी गंधर्वोंसे दुर्योधनको छुडाया, कारण कि, उसने तो दुर्योधनादि शत्रुओंको बांध लिया था. ऐसोंपर
दया करनी उचित नहीं थी ॥ ३१ ॥ दुर्योधनके हितके निमित्त तुम धन देनेकी इच्छा करतेहो सो मैं तुमसे प्रेरित होकर भी धन न दूंगा ॥३२॥ ऐसा कहकर
भीमसेन चलेगये और राजाने अर्जुन नकुल सहदेवसे परिवृत होकर धृतराष्ट्रके निमित्त बहुतसा धन दिया ॥३३॥ और धृतराष्ट्रने ब्राह्मणोंके निमित्त बहुतसा धन
देकर पुत्रोंका और्ध्वदैहिक कर्म कराया ॥ ३४ ॥ गांधारीसहित राजाने सम्पूर्ण और्ध्वदैहिक कर्म करके कुन्ती और विदुरको साथ लेकर वनमें प्रवेश किया

कीचकानिहताःसर्वेत्वामपृष्ट्वाजनाधिप ॥ नतथानिहताःसर्वेसभार्याधृतराष्ट्रजाः ॥ ३० ॥ मूर्खस्त्वंतवराजेंद्रगंधर्वेभ्यश्चमोचिताः ॥ दुर्योध
नादयःकामंशत्रवोनिगडीकृताः ॥ ३१ ॥ दुर्योधनहितायाऽत्रधनंदातुंत्वमिच्छसि ॥ नाहंददेमहीपालसर्वथाप्रेरितस्त्वया ॥३२॥ इत्युक्त्वा
निर्गतेभीमेत्रिभिःपरिवृतोनृपः ॥ ददौवित्तंसुबहुलंधृतराष्ट्रायधर्मजः ॥ ३३ ॥ कारयामासविधिवत्पुत्राणांचौर्ध्वदेहिकम ॥ ददौदानानिविप्रे
भ्योधृतराष्ट्रोऽम्बिकासुतः ॥ ३४ ॥ कृत्वौर्ध्वदेहिकंसर्वंगांधारीसहितोनृपः ॥ प्रविवेशवनंतूर्णंकुंत्याचविदुरेणच ॥ ३५ ॥ संजयेनपरिव्रातो
निर्गतोऽसौमहामतिः ॥ पुत्रैर्निवार्यमाणाऽपिशूरसेनसुतागता ॥ ३६ ॥ विलपन्भीमसेनोऽपितथाऽन्येचापिकौरवाः ॥ गंगातीरात्परावृत्य
ययुःसर्वेगजाह्वयम् ॥ ३७ ॥ तेगत्वाजाह्नवीतीरेशतयूपाश्रमंशुभम् ॥ कृत्वातृणैःकुटींतत्रतपस्तेपुःसमाहिताः ॥ ३८ ॥ गतान्यब्दानिषट्तत्र
पांडवाःतापसाः ॥ युधिष्ठिरस्तुविरहादनुजानिदमब्रवीत् ॥ ३९ ॥ स्वप्नेदृष्टामयाकुंतीदुर्बलावनसंस्थिता ॥ मनोमेजायतेद्रष्टुंमातरं
पितरौतथा ॥ ४० ॥ विदुरंचमहात्मानंसंजयंचमहामतिम् ॥ रोचतेयदिवःसर्वान्व्रजामइतिमेमतिः ॥ ४१ ॥

॥ ३५ ॥ महामति धृतराष्ट्र संजयके साथ मार्गमें जाते पुरसे बाहर हुए और पुत्रोंके निवारण करनेपरभी कुन्ती गई ॥ ३६ ॥ भीमसेन तथा अन्य पाण्डव विलाप
करते हुए गंगातीरसे लौटकर हस्तिनापुरमें आये ॥ ३७ ॥ वे गंगाके किनारे शतयूपाश्रममें जाकर तृणकी कुटी बनाय तप करनेलगे॥ ३८॥इसप्रकार वहां छः
वर्ष बीतगये तब उनके विरहसे युधिष्ठिरने अपने अनुजोंसे कहा ॥ ३९ ॥ मैंने स्वप्नमें देखा है कि कुन्ती वनमें स्थित बड़ी दुर्बल होरही है इस कारण मेरा मन
मातापिताके दर्शनोंकी इच्छा करता है॥ ४० ॥ महात्मा विदुर और महामति संजयको देखनेकी इच्छा है जो तुमको यह अच्छा लगे तो हम उनके दर्शनको जाँय ऐसी

मृतकोंके दर्शन कराओ ॥ ६४ ॥ सूतजी बोले जब इस प्रकारसे भुवनेश्वरीकी स्तुतिकी तब स्वर्गसे सब राजोंको बुलाकर दर्शन कराया गया ॥ ६५ ॥ तब कुन्ती, गांधारी, सुभद्रा और उत्तरा तथा पांडवोंने उन स्वर्गसे आयेहुएनको देखकर बडा आनन्द पाया ॥ ६६ ॥ और अमिततेजस्वी व्यासजीने फिर उन सबका विसर्जन करदिया और महामाया देवीका स्मरणकर इन्द्रजालकी समान इस उद्यतहुए कौतुकको देख वे सब ॥ ६७ ॥ पाण्डव और मुनि पूँछकर फिर वहांसे चले युधिष्ठिर हस्तिनापुरको व्यासजीका चारित्र कहते आये ॥ ६८ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वितीयेस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ सूतजी बोले तब राजा धृतराष्ट्र तीसरे दिन वनकी दावाग्निसे गांधारी कुन्तीसहित दग्ध होगये ॥ १ ॥ और संजय तो प्रथमही धृतराष्ट्रसे विदाहो तीर्थ यात्राको

सूतउवाच ॥ एवंस्तुतातदादेवीमायाश्रीभुवनेश्वरी ॥ स्वर्गादाहूयसर्वान्वैदर्शयामासपार्थिवान् ॥ ६५ ॥ दृष्ट्वाकुंतीचगांधारीसुभद्राचविराटजा ॥ पांडवामुमुदुःसर्वेवीक्ष्यप्रत्यागतान्स्वकान् ॥ ६६ ॥ पुनर्विसर्जितास्तेनव्यासेनामिततेजसा ॥ स्मृत्वादेवींमहामायामिंद्रजालमिवोद्यतम् ॥ ६७ ॥ तदापृष्ट्वाययुःसर्वेपांडवामुनयस्तथा ॥ राजानागपुरंप्राप्तःकुर्वन्व्यासकथांपथि ॥ ६८ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणे द्वितीयस्कंधेसप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ सूतउवाच ॥ ततोदिनेतृतीयेचधृतराष्ट्रःसभूपतिः ॥ दावाग्निनावनेदग्धःसभार्यःकुंतिसंयुतः ॥ १ ॥ संजयस्तीर्थयात्रायांगतस्त्यक्त्वामहीपतिम् ॥ श्रुत्वायुधिष्ठिरोराजानारदाद्दुःखमाप्तवान् ॥ २ ॥ षट्त्रिंशेऽथगतेवर्षेकौरवाणांक्षयात्पुनः ॥ प्रभासे यादवाः सर्वे विप्रशापात्क्षयंगताः ॥ ३ ॥ तेपीत्वामदिरांमत्ताःकृत्वायुद्धंपरस्परम् ॥ क्षयंप्राप्तामहात्मानःपश्यतोरामकृष्णयोः ॥ ४ ॥ देहंतत्त्याजरामस्तुकृष्णःकमललोचनः ॥ व्याधबाणहतःशापंपालयन्भगवान्हरिः ॥ ५ ॥ वसुदेवस्तुतच्छ्रुत्वादेहत्यागंहरेरथ ॥ जहौप्राणाञ्छुचीन्कृत्वाचित्तेश्रीभुवनेश्वरीम् ॥ ६ ॥ अर्जुनस्तुततोगत्वाप्रभासेचातिदुःखितः ॥ संस्कारंतत्रसर्वेषांयथायोग्यंचकारह ॥ ७ ॥ समीक्ष्याथहरेर्देहंकृत्वाकाष्ठस्यसंचयम् ॥ अष्टाभिःसहपत्नीभिर्दाहयामासपार्थिवः ॥ ८ ॥ देहंरामस्यरेवत्यासहदग्ध्वाविभावसौ ॥ अर्जुनोद्वारकामेत्यपुरान्निष्कामयज्जनम् ॥ ९ ॥

चलेगये थे. युधिष्ठिरने यह बात नारदजीसे सुनकर बडा दुःख पाया ॥ २ ॥ और कौरवोंके क्षयसे छत्तीस वर्ष बीतनेपर प्रभासमें सबयादव विप्रशापसे क्षयको प्राप्तहुए ॥ ३ ॥ वे मद्यपानकरके मत्त हो परस्पर महात्मा रामकृष्णके देखते २ क्षयको प्राप्तहुए ॥ ४ ॥ बलरामजीनेभी योगसे देहत्यागनकिया और भगवान् हरिभी शापका पालन कर व्याधके बाणप्रहारको सहतेहुए स्वर्गको गये ॥ ५ ॥ वसुदेवजीने भगवान्की परमधामयात्रा सुनकर मनमें भगवतीको धारणकर शरीरत्यागन किया ॥ ६ ॥ तब प्रभासमेजाकर अर्जुनबडे दुःखीहुए और उन्होंने यथायोग्य सबके संस्कारकिये ॥ ७ ॥ और हरिकेदेहकी छायाको देख काष्ठसंचयकर आठ पत्नियोंसहित उनका संस्कार किया, अर्थात् आठ पटरानी सतीहुई ॥ ८ ॥ रामकी छायाके साथ रेवतीसती होगई, और अर्जुनने द्वारकामें आकरक्रमसे नागरिक जनोंको निकाला ॥ ९ ॥

तब वह वासुदेवकी पुरी सागरने डुबादी, उस समय अर्जुन सब लोगोंको लेकर बाहर निकले ॥ १० ॥ उस समय मार्गमें वे द्वारिकाकी स्त्रियें चोर भीलोंसे लूटी
गईं और सब धन लूट जानेसे अर्जुन निस्तेजहोगया ॥ ११ ॥ इन्द्रप्रस्थमें आनकर उसने वज्रको राजाकिया, यह अनिरुद्धका पुत्र था, अमिततेजस्वी अर्जुनने उसे
राज्यपर स्थापितकिया ॥ १२ ॥ और व्याससे सब अपना दुःख कहा, तब व्यासजी बोले हे महामते ! जब फिर भगवान् होंगे तब फिर तुमहोगे ॥ १३ ॥ फिर दूसरे
युगमें तुम्हारा पूर्ण तेज होजायगा यह सुनकर अर्जुन हस्तिनापुरकोगया ॥ १४ ॥ और दुःखीहो उसने धर्मराजसे सब वृत्तान्तकहा, हरिका देहत्याग और यादवोंका
क्षय सुनकर ॥ १५ ॥ राजाने हिमालय जानेकी इच्छाकी ( ३६ ) वर्षके उत्तरापुत्र परीक्षितको राज्यमें स्थापनकरके ॥ १६ ॥ द्रौपदी और भ्राताओंको साथ लेकर

कृष्णपत्न्यस्तदामार्गेचौराभीरैश्चलुंठिताः ॥ ध
पुरीसावासुदेवस्यप्लावितोदधिनाततः ॥ अर्जुनःसर्वलोकान्वैगृहीत्वानिर्गतस्तदा ॥ १० ॥ कृष्णपत्न्यस्तदामार्गेचौराभीरैश्चलुंठिताः ॥ ध
नंसर्वगृहीतं चनिस्तेजाश्चार्जुनोऽभवत् ॥ ११ ॥ इंद्रप्रस्थेसमागम्यवज्रोराजाकृतस्तदा ॥ अनिरुद्धसुतोनाम्नापार्थेनामिततेजसा ॥ १२ ॥
व्यासायकथितंदुःखं तेनोक्तोऽसौमहारथः ॥ पुनर्यदाहरिस्त्वंचभविताऽसिमहामते ॥ १३ ॥ तदातेजस्तवात्युग्रंभविष्यतिपुनर्युगे ॥ तच्छ्रुत्वा
वचनंपार्थोगत्वानागपुरेऽर्जुनः ॥ ॥ १४ ॥ दुःखितोधर्मराजानंवृत्तांतंसर्वमब्रवीत् ॥ देहत्यागंहरेःश्रुत्वायादवानांक्षयंतथा ॥ १५ ॥ गमना
यमतिंचक्रेराजाहैमाचलंप्रति ॥ षट्त्रिंशद्वार्षिकंराज्येस्थापयित्वोत्तरासुतम् ॥ १६ ॥ निर्जगामवनंराजाद्रौपद्याभ्रातृभिःसह ॥ षट्त्रिंशच्चैवव
र्षाणिकृत्वाराज्यंगजाह्वये ॥ १७ ॥ गत्वाहिमाचले षट्तेजहुःप्राणान्पृथासुताः ॥ परीक्षिदपिराजर्षिःप्रजाःसर्वाःसुधार्मिकः ॥ १८ ॥ अपा
लयच्चराजेंद्रःषष्टिवर्षाण्यतंद्रितः ॥ बभूवमृगयाशीलोजगामचवनंमहत् ॥ १९ ॥ विद्धंमृगंविचिन्वानोमध्याह्नेभूपतिः स्वयम् ॥ तृषितश्चाप
रिश्रांतःक्षुधितश्चोत्तरासुतः ॥ २० ॥ राजाघर्मेणसंतप्तोददर्शमुनिमंतिके ॥ ध्यानेस्थितंमुनिंराजाजलंपप्रच्छचाऽऽतुरः ॥ २१ ॥ नोवाचकिं
चिन्मौनस्थश्चुकोपनृपतिस्तदा ॥ मृतंसर्पंतदाऽऽदायधनुष्कोट्यातृषातुरः ॥ २२ ॥ कलिनाऽऽविष्टचित्तस्तुकंठेतस्यन्यवेशयत् ॥ आरोपि
तेतथासर्पेनोवाचमुनिसत्तमः ॥ २३ ॥

राजा वनको गये ( ३६ ) वर्ष हस्तिनापुरमें राज्य करके ॥ १७ ॥ वे छहो हिमालयमें प्राणत्यागन करतेहुए, राजापरीक्षित्भी परमधर्मसे ॥ १८ ॥ साठ वर्षतक
आलस्यरहित राज्य करतेरहे फिर मृगयाशील होकर वनमेगये ॥ १९ ॥ विद्धमृगको राजा मध्याह्नमें खोजते भूख प्यासे और थकित होगये ॥ २० ॥ गरमी
से व्याकुल हो राजाने समीपमें स्थित ध्यान करते मुनिसे जलके निमित्त कहा ॥ २१ ॥ वे मौनताके कारण कुछ न बोले तब राजाको कोप हुआ और
प्यासे होनेसे धनुष्यकी कोटिसे मृतसर्पको उठाकर ॥ २२ ॥ कलिसे आविष्टचित्त होनेसे उनके गलेमें डालदिया सर्प डालनेपर मुनिने कुछ

न कहा ॥ २३ ॥ अपने घरमें राजा चले आये और वे ऋषि समाधिसे चलायमान न हुए, उनका पुत्र महातेजस्वी महातपस्वी गविजात नामकथा ॥ २४ ॥ वह बडा शाक्त था, उसने बालकोंके साथ क्रीडा करतेहुए सुना कि तुम्हारे पिताके गलेमें ॥२५॥ कोई मरा सांप डालगयाहै उनके वचन सुन वह महाक्रोधित हुआ॥२६॥और क्रोधकर जल हाथमें लेकर उसने राजाको शापदिया, जिसने मेरेपिताके गलेमे मरासर्प डाल दियाहै ॥ २७ ॥ उसपापिष्ठको सातवें दिनतक्षक डसैंगा तबमुनिके शिष्यनेघरस्थितहुए राजासे॥ २८॥मुनिपुत्रके शापदेनेका वृत्तान्तकहा, परीक्षितने ब्राह्मणकेदिये शापकीकथासुनकर॥ २९॥उसको अनिवार्य जान कर मंत्रिवृद्धोंसे पूँछा कि,मेरे द्वेषसे द्विजपुत्रने मुझको शाप दिया है॥ ३०॥हे अमात्यो! अब क्या करे इसका उपाय विचारो? वेदवादी कहतेहैं किअवश्य यह मृत्यु

नचचालसमाधिस्थोराजाऽपिस्वगृहंगतः ॥ तस्यपुत्रोऽतितेजस्वीगविजातोमहातपाः ॥ २४ ॥ महाशाक्तोऽथशुश्रावक्रीडमानोवनांतिके ॥ मित्राण्याहुश्चतत्पुत्रंपितुःकंठेतवाधुना ॥ २५ ॥ लंभितोऽस्तिमृतःसर्पःकेनापीतिमुनीश्वर ॥ तेषांतद्वचनंश्रुत्वाचुकोपातिशयंतदा ॥ २६ ॥ शशापनृपतिंक्रुद्धोगृहीत्वाऽऽशुकरेजलम् ॥ पितुःकंठेऽद्यमेयेनविनिक्षिप्तोमृतोरगः ॥२७॥तक्षकःसप्तरात्रेणतंदशेत्पापपूरुषम्॥मुनेःशिष्योऽथ राजानंसमुपेत्यगृहेस्थितम् ॥२८॥ शापंनिवेदयामासमुनिपुत्रेणचार्पितम् ॥ अभिमन्युसुतःश्रुत्वाशापंदत्तंद्विजेनवै ॥२९॥ अनिवार्यंचविज्ञा यमंत्रिवृद्धानुवाचह ॥ शप्तोऽहंद्विजरूपेणममद्वेषादसंशयम् ॥३०॥ किंविधेयंमयामात्याउपायश्चिंत्यतामिह ॥ मृत्युःकिलानिवार्योसौवदंति वेदवादिनः ॥३१॥ यत्नस्तथाऽपिशास्त्रोक्तःकर्तव्यःसर्वथाबुधैः ॥ उपायवादिनःकेचित्प्रवदंतिमनीषिणः॥३२॥ विज्ञोपायेनसिध्यंतिकार्या णिनेतरस्यच ॥ मणिमंत्रौषधीनांवैप्रभावाःखलुदुर्विदः ॥३३॥ नभवेदितिकिंतैस्तुमणिमद्भिःसुसाधितैः ॥ सर्पदष्टापुराभार्यामुनेःसंजीवितामृ ता॥३४॥दत्त्वाऽर्धमायुपस्तेनमुनिनासावराप्सरा ॥ भवितव्येनविश्वासःकर्तव्यःसर्वथाबुधैः ॥ ३५ ॥ प्रत्यक्षतत्रदृष्टांतंपश्यंतुसचिवाःकिल ॥ दिविकोऽपिपृथिव्यांवादृश्यतेपुरुषःक्वचित् ॥३६॥ दैवेमतिंसमाधाययस्तिष्ठेत्तुनिरुद्यमः ॥ विरक्तस्तुयतिर्भूत्वाभिक्षार्थंयातिसर्वथा ॥ ३७ ॥

अनिवार्य है ॥ ३१ ॥ तौभी शास्त्रोक्त यत्न पंडितोंको सदा करना चाहिये, ऐसा उपाय ज्ञाता विद्वान् कहते हैं॥ ३२॥ कि,बडे विज्ञके उपायसे कार्य सिद्ध होजाते हैं अन्यथा नहीं, मणि मंत्र और औषधियोंके प्रभावभी बडे दुरवगाहहैं॥ ३३॥ क्या यहसिद्ध मणिवानोंसे न होगा?एक मुनिकी सर्पकी काटीहुई भार्या मृतक होकर फिर जीवित हुई थी ॥ ३४॥और मुनिने उसके निमित्त अपनी आधी आयु प्रदान करदीथी, भवितव्यके ऊपर पंडितोको सदा विश्वास करना चाहिये ॥ ३५॥ हे मंत्रियो! इसमे प्रत्यक्ष दृष्टान्त देखो,कोई भूमिस्वर्गमे क्या ऐसापुरुष दीखताहै? ॥ ३६॥जो दैवमेंगतिको रखकर निरुद्योग बैठारहे विरक्तभी यतिहोकर सदाभिक्षाको

जाता है॥ ३ ७॥गृहस्थोंके घरमें बुलाये या विना बुलाये जाता है, यदृच्छासे प्राप्त हुआ भोजन स्वयं किसके मुखमे प्राप्त होसक्ताहै ॥३८॥ उद्योग बिना किये
मुखसेभी उदरमे नहीं जाता,उद्यममें प्रयत्न करना चाहिये,चाहैं वह सिद्ध नहो।३९।जब सिद्ध न हो तब दैवका नाम लेना चाहिये,मंत्री बोले वे मुनि कौन थे?जिन्होंने
अपनी स्त्रीको आधी आयु देकर जीवित किया॥४०॥हे महाराज!यह कैसे मरी?सो विस्तारसे कहिये,राजाने कहा भृगुकी भार्या श्रेष्ठमुखी पुलोमा नामसुन्दरीथी ४१॥
उसमें च्यवननाम मुनि तपस्वी प्रगट हुए,शर्यातिकी सुकन्या नामकर सुन्दर कन्या इनकी भार्याथी॥४२॥उसमे श्रीमान् प्रमति पुत्र हुआ,इन प्रमतिकी भार्याकानाम
प्रतापी था॥४३॥उसके रुरुनामक तपस्वी उत्पन्न हुआ.उस समय कोई स्थूलकेश नामवाला ॥ ४४ ॥ बडा तपस्वी धर्मात्मा सत्यसंध था,उसी समय माननीय
गृहस्थानांगृहेकाममाहूतोवाऽथवान्यथा ॥ यदृच्छयोपपन्नंचक्षिप्तंकेनापिवामुखे॥३८॥उद्यमेनविनाचास्यादुदरेसंविशेत्कथम् ॥ प्रयत्नश्चोद्यमे
कार्योयदासिद्धिंनयातिचेत् ॥३९॥ तदादैवंस्थितंचेतिचित्तमालंबयेद्बुधः ॥ मंत्रिणऊचुः ॥ कोमुनिर्येनदत्त्वाऽर्धमायुषोजीविताप्रिया ॥४०॥
कथंमृतामहाराजतन्नोब्रूहिसविस्तरम् ॥ राजोवाच॥भृगोर्भार्यावरारोहापुलोमानामसुंदरी ॥४१॥तस्यांतुच्यवनोनाममुनिर्जातोऽतिविश्रुतः॥
च्यवनस्यचशर्यातेःसुकन्यानामसुंदरी॥४२॥तस्यांजज्ञेसुतःश्रीमान्प्रमतिर्नामविश्रुतः॥ प्रमतेस्तुप्रियाभार्याप्रतापीनामविश्रुता॥४३॥रुरुर्ना
मसुतोजातस्तथापरमतापसः॥तस्मिंश्चसमयेकश्चित्स्थूलकेशश्चविश्रुतः ॥ ४४॥ बभूवतपसायुक्तोधर्मात्मासत्यसंमतः॥एतस्मिन्नंतरेमान्यामेन
काचवराप्सराः॥४५॥क्रीडांचक्रेनदीतीरेत्रिषुलोकेषुसुंदरी॥गर्भंविश्वावसोःप्राप्यनिर्गतावरवर्णिनी ॥४६॥ स्थूलकेशाश्रमेगत्वाविससर्जवरा
प्सराः ॥ कन्यकांचनदीतीरेत्रिषुलोकेषुसुंदरीम् ॥ ४७॥ दृष्ट्वाऽनाथांतदाकन्यांजग्राहसमुनिसत्तमः॥पुपोषस्थूलकेशस्तुनाम्नाचक्रेप्रमद्वराम् ॥
॥ ४८॥ साकालेयौवनंप्राप्तासर्वलक्षणसंयुता ॥ रुरुर्दृष्ट्वाऽथतांबालांकामबाणार्दितोह्यभूत् ॥४९॥ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्विती
यस्कंधेऽष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ ॥ परीक्षिदुवाच ॥ कामार्तःसमुनिर्गत्वारुरुस्सुप्तोनिजाश्रमे ॥ पितापप्रच्छदीनंतंकिंरुरोविमनाअसि ॥ १ ॥
मेनका श्रेष्ठ अप्सरा॥४५॥सर्वलोकमें अतिसुन्दरी नदीके किनारे क्रीडा करती थी,यह विश्वावसुके गर्भको प्राप्त होकर निर्गत हुई थी ॥४६ ॥ स्थूलकेशा ऋषिके
आश्रममें आकर इसने उसका त्यागन किया, वह त्रिलोकसुन्दरी कन्या नदीके किनारे त्यागी हुई ॥४७॥ मुनिने उस अनाथ कन्याको देखकर ग्रहण किया और
उसकी स्थूलकेशने पालना की उसका प्रमद्वरा नाम रक्खा॥४८॥समयपर वह सब लक्षणोंसे सम्पन्न युवा हुई,रुरु उसको देखकर कामबाणसे पीडित हुए ॥४९॥
इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वितीयस्कन्धे भाषाटीकायामष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ ॥परीक्षित् बोले कामार्त होकर वे मुनि अपने आश्रममें पडेरहे, तब पिता पूँछने

लगे हे रुरो ! तुम किस कारणसे विमन होरहे हो? ॥ १ ॥ तब वे अतिकामसे व्याकुल हो बोले—स्थूलकेशके आश्रममें एक प्रमद्वरा कन्या है वह मेरी भार्या हो यह बात है॥ २ ॥ तब प्रमतिने स्थूलकेश मुनिके निकट जाकर भाषणसे मोहित कर प्रसन्न होनेपर कन्याकी याचना की ॥ ३ ॥ स्थूलकेशने वचन दिया कि, अच्छे मुहूर्तमें प्रदान करैंगे और वनमें विवाहके निमित्त संभाररचना की ॥ ४ ॥ प्रमति और स्थूलकेश दोनों विवाहको उद्यत हुए और तपोवनमें वे महात्मा कार्यको उद्यत हुए॥ ५ ॥उस समय आंगनमें खेलती हुई उस सुबोधिनी कन्याको सोएहुए सर्पने चरणमें डसलिया॥ ६ ॥सर्पके काटते ही वह वरांगना मृतकहुई,प्रमद्वराको मरी देखकर बडा कोलाहल हुआ ॥ ७ ॥सब मुनि मिलकर शोकाकुल होनेलगे और उसे भूमिपर पड़ी देख उसका पिता बडा दुःखीहुआ ॥ ८ ॥ और वह तेजसे

सतमाहातिकामार्तःस्थूलकेशस्यचाऽऽश्रमे॥ कन्याप्रमद्वरानाममामेभार्याभवेदिति ॥२॥ सगत्वाप्रमतिस्तूर्णंस्थूलकेशंमहामुनिम्॥ प्रमुद्यसुमुखंकृत्वाययाचेतांवराननाम् ॥३॥ ददौवाचंस्थूलकेशःप्रदास्यामिशुभेऽहनि ॥ विवाहार्थंचसंभारंरचयामासतुर्वने ॥४॥ प्रमतिस्थूलकेशश्चविवाहार्थंसमुद्यतौ ॥ बभूवतुर्महात्मानौसमीपस्थौतपोवने ॥५॥ तस्मिन्नवसरेकन्यारममाणागृहांगणे ॥ प्रसुप्तंपन्नगपादेनास्पृशच्चारुलोचना ॥ ॥ ६ ॥ दष्टातुपन्नगेनाथसाममारवरांगना ॥ कोलाहलस्तदाजातोमृतांदृष्ट्वाप्रमद्वराम् ॥ ७ ॥मिलितामुनयःसर्वेचुक्रुशुःशोकसंयुताः ॥ भूमौतांपतितांदृष्ट्वापितातस्याऽतिदुःखितः ॥८॥ रुरोदविगतप्राणांदीप्यमानांसुतेजसा ॥ रुरुःश्रुत्वातदाक्रंदन्दर्शनार्थंसमागतः ॥ ९ ॥ ददर्शपतितांतत्रसजीवामिवकामिनीम् ॥ रुदंतंस्थूलकेशंचदृष्ट्वाऽन्यान्नृपिसत्तमान् ॥ १० ॥ रुरुःस्थानाद्बहिर्गत्वारुरोदविरहाकुलः ॥ अहोदैवेनसर्पोऽयंप्रेपितःपरमाद्भुतः ॥ ११ ॥ममशर्मविघातायदुःखहेतुरयंकिल ॥ किंकरोमिक्वगच्छामिमृतामेप्राणवल्लभा ॥१२॥ नवैजीवितुमिच्छामिवियुक्तःप्रिययाऽनया ॥ नालिंगितावरारोहानमयाचुंबितामुखे ॥ १३ ॥ नपाणिग्रहणंप्राप्तंमंदभाग्येनसर्वथा ॥ लाजाहोमस्तथाचाग्नौनकृतस्त्वनयासह ॥ १४ ॥

दीप्यमान मृतकन्याको देख रोनेलगा, रुरुभी यह रोना सुनकर देखनेको आये ॥ ९ ॥ उस कामिनीको मरी होनेपरभी तेजसे सजीववत् देखने लगे और स्थूलकेश तथा दूसरे ऋषियोंको रोता देखकर ॥ १० ॥ रुरु उस स्थानसे बाहर जाकर रोनेलगे. अहो ! मेरे निमित्त दैवने यह सर्प भेजदिया ॥ ११ ॥ यह मेरा कल्याण विनाश करनेको दुःखका कारणहीहै, मेरी प्रिया नष्ट हुई अब मैं क्या करूं ? कहां जाऊं ? ॥ १२ ॥ इस प्रियाके बिना मैं जीनेकी इच्छानहीं करताहूं न मैंने इसे आलिंगन किया और न चुम्बन किया ॥ १३ ॥ मुझ मंदभाग्यने इसका पाणिग्रहण न किया, न इसके साथ अग्निमें लाजाहोम किया ॥ १४ ॥

इस मनुष्यताको धिक्कार है.इस समय मेरे प्राणभी निर्गत होजायँ तौ अच्छा परन्तु दुःखीको माँगनेपर मृत्यु प्राप्त नहीं होती॥ १५॥तब पृथ्वीमें दिव्य सुख किसप्रकार प्राप्त होसकता है?अब मै घोर ह्रद वा अग्निमे पतित होकर अपनेप्राणदूंगा॥ १६॥विष खाऊंगा वा गलेमे पाश डालकर प्राण दूंगा इसप्रकार रुरु विचार करके और विलाप करके॥ १७॥उस नदीके निकट स्थित हुआ विचारने लगा. इस कठिन आत्महत्या कर मरनेसे क्या फल होगा ? ॥ १८॥ मेरे पिता और माता बड़े दुःखी होगे और त्यक्तजीवितमुझको देखकर दैव तो अवश्य तुष्ट होगा ॥ १९ ॥ और दूसरे सब शत्रुभी मेरे मरणसे प्रसन्न होगे प्रियाका परलोकमें क्याउपकारहोगा.॥ ॥ २० ॥ विरहसे पीडित होकर आत्मघात कर मरनेसे भी मुझ आत्मघातीको परलोकमें प्रिया नहीं मिलसक्ती ॥ २१ ॥ इस कारण मरणमें दोष है

मानुष्यधिगिदंकामंगच्छंत्वद्यममामवः ॥ दुःखितस्यनवामृत्युर्वांछितःसमुपैतिहि ॥ १५ ॥ सुखंतर्हिकथंदिव्यमाप्यतेभुविवांछितम् ॥ प्रपतामिह्रदे घोरेपावकेप्रपताम्यहम् ॥ १६ ॥ विषमद्मिगलेपाशंकृत्वाप्राणांस्त्यजाम्यहम् ॥ विलप्यैवंरुरुस्तत्रविचार्यमनसापुनः ॥ १७ ॥ उपायंचिंतयामास स्थितस्तस्मिन्नदीतटे ॥ मरणात्किंफलंमेस्यादात्महत्यादुरत्यया ॥ १८ ॥ दुःखितश्चपितामेस्याज्जननीचातिदुःखिता ॥ दैवस्तुष्टोभवेत्कामंदृष्ट्वामां त्यक्तजीवितम् ॥ १९ ॥ सर्वःप्रमुदितश्चस्यान्मत्क्षयेनात्रसंशयः ॥ उपकारःप्रियायाःकःपरलोकेभवेदपि ॥ २० ॥ मृतेमय्यात्मघातेनविरहात्पीडितेऽपिच ॥ परलोकेप्रियासाऽपिनमेस्यादात्मघातिनः ॥ २१ ॥ एतदर्थमृतेदोषामयिनैवाऽमृतेपुनः ॥ विमृश्यैवंरुरुस्तत्रस्नात्वाऽचम्यशुचिःस्थितः ॥ ॥ २२ ॥ अब्रवीद्वचनंकृत्वाजलंपाणावसौमुनिः ॥ यन्मयासुकृतंकिंचित्कृतंदेवाऽर्चनादिकम् ॥ २३ ॥ गुरवःपूजिताभक्त्याहुतंजप्तंतपःकृतम् ॥ अधीतास्त्वखिलावेदागायत्रीसंस्कृतायदि ॥ २४ ॥ रविराराधितस्तेनसंजीवतुममप्रिया ॥ यदिजीवेन्नमेकांतात्यजेप्राणानहंततः ॥ २५ ॥ इत्युक्त्वा तज्जलंभूमौचिक्षेपाऽऽराध्यदेवताः ॥ राजोवाच ॥ एवंविलपतस्तस्यभार्ययादुःखितस्यच ॥ २६ ॥ देवदूतस्तदाऽभ्येत्यवाक्यमाहरुरुंततः ॥ देवदूतउवाच ॥ माकार्षीःसाहसंब्रह्मन्कथंजीवेन्मृताप्रिया ॥ २७ ॥

और अमरणमें उसके परलोकनिमित्त कार्य करनेसे दोष नहीं है, इस प्रकार रुरु विचारकर स्नान कर आचमन करने उपरान्त ॥ २२ ॥ जलको हाथमे लेकर यह मुनि वचन बोला ! जो कुछ मैंने सुकृत और देवार्चन कियाहै ॥ २३ ॥ भक्तिसे गुरुओंको पूजा, आहुति देकर जप तप किया है, वेद पढे और यदि गायत्रीका स्मरण कियाहै ॥ २४ ॥ और सूर्यदेवकी आराधनाकीहै तौ मेरी प्रिया जीवित होजाय. जो मेरी प्रिया न जियैगी तौ अभी मैं प्राणत्यागन करूंगा ॥ ॥ २५ ॥ इसप्रकार देवाराधन कर भूमिपर वह जल डालदिया, राजा बोले इसप्रकार उस भार्याके निमित्त रोकर विलाप करतेहुएको॥ २६ ॥ देवदूत आनकर

बोलादेवदूतने कहा—हे ब्रह्मन् ! साहस मत करो, मृतहुई अब तुम्हारी प्रियानहीं जीसक्ती॥ २७॥ यह गंधर्व अप्सराकी सुता अब गतायुहोगई, अब और शुभांगीकी इच्छा करो, यह तौ अविवाहितही मृतक हुई है॥ २८ ॥ आप हीन बुद्धिसे क्या करतेहो ! तुम्हारी इससे क्या प्रीतिहै। रुरुने कहा हे देवदूत ! मैं दूसरी अँगनाको वरणनहीं करूंगा ॥ २९ ॥ जो यह न जियेगी तौ मैं प्राणत्यागन करूंगा, राजाने कहा यह उसकी हठ देखकर देवदूत प्रसन्नहो ॥ ३० ॥ तथ्य और सत्य अति मनोहर वचन कहने लगा. हे विप्रेन्द्र ! जो पहले देववाओंने विधान कररक्खा है, वह उपाय सुनो ॥ ३१ ॥ अपनी आधी अवस्था देकर इस प्रियाको जिवावो, रुरुने कहा इसमें संदेह नहीं इसके निमित्त मैं अपनी आयु देताहूं ॥ ३२ ॥ अभी मेरी प्रिया प्राणयुक्त हो उठे तब उससमय विमानमें बैठकर विश्वावसु आये

गतायुरेषासुश्रोणीगंधर्वाप्सरसोःसुता ॥ अन्यांकामयचावंगींमृतेयंचाविवाहिता ॥ २८ ॥ किंरोदिषिसुदुर्बुद्धेकाप्रीतिस्तेऽनयासह ॥ रुरुरुवाच ॥ देवदूतनचान्यांवैवरिष्याम्यहमंगनाम् ॥ २९ ॥ यदिजीवेन्नजीवेद्वामर्तव्यंचाऽधुनामया ॥ राजोवाच ॥ विदित्वेतिहठं तस्यदेवदूतोमुदान्वितः ॥ ३० ॥ उवाचवचनंतथ्यंसत्यंचाऽतिमनोहरम् ॥ उपायंशृणुविप्रेंद्रविहितंयत्सुरैः पुरा ॥ ३१ ॥ आयुषोऽर्धप्रदानेनजीवयाशुप्रमद्वराम् ॥ रुरुरुवाच ॥ आयुषोऽर्धंप्रयच्छामिकन्यायैनाऽत्रसंशयः ॥ ३२ ॥ अद्यप्रत्यावृतप्राणाप्रोत्तिष्ठतुममप्रिया ॥ विश्वावसुस्तदातत्रविनानेनसमागतः ॥ ३३ ॥ ज्ञात्वापुत्रीं मृतांचाशुस्वर्गलोकात्प्रमद्वराम् ॥ ततोगंधर्वराजश्चदेवदूतश्चसत्तमः ॥ ३४ ॥ धर्मराजमुपेत्येदंवचनंप्रत्यभाषताम् ॥ धर्मराजरुरोःपत्नी सुताविश्वावसोस्तथा ॥ ३५ ॥ मृताप्रमद्वराकन्यादष्टासर्पेणचाऽधुना ॥ सारुरोरायुषोऽर्धेनमर्तुकामस्यसूर्यज ॥ ३६ ॥ समुत्तिष्ठतुतन्वंगीव्रतचर्याप्रभावतः ॥ धर्मउवाच ॥ विश्वावसुसुतांकन्यादेवदूतयदीच्छसि ॥ ३७ ॥ उत्तिष्ठत्वायुषोऽर्धेनरुरुंगत्वात्वमर्पय ॥ राजोवाच ॥ एवमुक्तस्ततोगत्वाजीवयित्वाप्रमद्वराम् ॥ ३८ ॥ रुरोःसमर्पयामासदेवदूतस्त्वरान्वितः ॥ ततःशुभेऽह्निविधिनारुरुणाऽपिविवाहिता ॥ ३९ ॥

॥ ३३ ॥ प्रमद्वराको मरी जानकर स्वर्गलोकसे आये, तब गंधर्वराज और दवदूत ॥ ३४ ॥ धर्मराजके पास जाकर यह वचन बोले हे धर्मराज ! रुरुकी पत्नी विश्वावसुकी सुता ॥ ३५ ॥ प्रमद्वरानामक सर्पके काटनेसे मृतक हुई है, हे धर्मराज ! वह प्राणत्यागकी इच्छावाले रुरुकी आधी आयुसे ॥ ३६ ॥ उसके व्रताचरणके प्रभावसे जीवित होजाय, धर्मराजने कहा हे देवदूत ! वे विश्वावसुकी सुता ( कन्या ) की यदि इच्छा करते हैं ॥ ३७ ॥ तौ तुम जाकर रुरुकी आधी आयुसे उसको जीवित करो, राजा बोले, धर्मराजके ऐसा कहनेपर दूतने जाकर प्रमद्वराको जिवाया ॥ ३८ ॥ और शीघ्रतासे रुरुको समर्पण किया, फिर अच्छे दिनमें रुरुने उसके साथ विवाह किया ॥ ३९ ॥

इस प्रकार उपायके योगसे उस मरीहुईको फिर उज्जीवित किया, इससे सर्वथा शास्त्रसम्मत उपाय करना चाहिये ॥ ४० ॥ प्राणरक्षामें विधिपूर्वक मणि मंत्र औषधी करनी; मॅत्रियोंसे ऐसा कहकर राजाने विधिपूर्वक रक्षकोंकी कल्पना करके ॥ ४१ ॥ सतखण्डे महलको कराकर राजा परीक्षित् मंत्रियोंसहित वहां स्थित हुए ॥ ४२ ॥ वहां रक्षा करनेको मणिमंत्रधारी शूरोंको नियुक्त किया और फिर राजाने गौरमुख मुनिको ऋषिके आश्रममे प्रेषण किया कि, मुझ सेवकका अपराध क्षमा करो और मंत्रसिद्धिवाले ब्राह्मणोंको रक्षामें नियुक्त किया ॥४३॥४४ ॥ मंत्रिपुत्रने वहां स्थित होकर दंतियोंको स्थापन कियाकि,इस रक्षित महलपर कोईभी न आने पावै॥४५॥बहुत क्या पवनकाभी प्रवेश कठिनतासे था। राजाने वहीं स्थित होकर भक्ष्य भोज्यादि किया ॥४६॥ स्नान संध्यादि कर्म भी वहीं

इत्थंचोपाययोगेनमृताप्युज्जीवितातदा ॥ उपायस्तुप्रकर्तव्यःसर्वथाशास्त्रसंमतः॥ ४० ॥मणिमंत्रौषधीभिश्वविधिवत्प्राणरक्षणे ॥ इत्युक्त्वासचिवान्राजाकल्पयित्वासुरक्षकान् ॥ ४१ ॥ कारयित्वाऽथप्रासादंसप्तभूमिकमुत्तमम् ॥ आरुरोहोत्तरासूनुःसचिवैःसहतत्क्षणम् ॥ ४२ ॥ मणिमंत्रधराःशूराःस्थापितास्तत्ररक्षणे ॥ प्रेषयामासभूपालोमुनिंगौरमुखंततः ॥ ४३ ॥ प्रसादार्थंसेवकस्यक्षमस्वेतिपुनःपुनः॥ ब्राह्मणान्सिद्धमंत्रज्ञान्रक्षणार्थमितस्ततः॥ ४४ ॥मंत्रिपुत्रःस्थितस्तत्रस्थापयामासदंतिनः ॥ नकश्चिदारुहेत्तत्रप्रासादेचाऽतिरक्षिते॥४५॥वातोऽपिनचरेत्तत्रप्रवेशेविनिवार्यते ॥ भक्ष्यभोज्यादिकंराजातत्रस्थश्चचकारसः ॥ ४६ ॥ स्नानसंध्यादिकंकर्मतत्रैवविनिवर्त्यच ॥ राजकार्याणिसर्वाणितत्रस्थश्चाऽकरोन्नृपः ॥ ४७ ॥ मंत्रिभिःसहसंमंत्र्यगणयन्दिवसानपि ॥ कश्चिच्चकश्यपोनामब्राह्मणोमंत्रिसत्तमः ॥ ४८ ॥ शुश्रावचतथाशापंप्राप्तंराज्ञामहात्मना ॥ सधनार्थीद्विजश्रेष्ठःकश्यपःसमचिंतयत् ॥ ४९ ॥ व्रजामितत्रयत्राऽऽस्तेशप्तोराजाद्विजेनह ॥ इतिकृत्वामतिविप्रःस्वगृहान्निःसृतःपथि ॥ ५० ॥ कश्यपोमंत्रविद्विद्वान्धनार्थीमुनिसत्तमः॥ ५१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे नवमोऽध्यायः ॥ ॥ ९ ॥ सूतउवाच॥ तस्मिन्नेवदिनेनाम्नातक्षकस्तन्नृपोत्तमम् ॥ शप्तंज्ञात्वागृहात्तूर्णनिःसृतःपुरुषोत्तमः ॥ १ ॥

निवृत्त करके वहीं स्थित हुआ,राजा सब राजकाज करताथा॥४७॥और मंत्रियोंसे संमति करता दिन गिन्ताथा,उसी समय मंत्रका ज्ञाता कोई कश्यपनाम ब्राह्मण ॥ ४८ ॥ राजाके शापका वृत्तान्त श्रवण करताहुआ,वह धनकी इच्छासे विचार करनेलगा ॥ ४९ ॥ वहांको चलना उचित है, जहां वह शापित राजा विद्यमान है, ऐसी मति करके वह ब्राह्मण अपने घरसे निकलकर मार्गमें आया॥५०॥यह कश्यपजी मंत्रके ज्ञाता विद्वान् धनकी इच्छा किये थे ॥ ५१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे भाषाटीकायां नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ सूतजी बोले जिस दिन कश्यपजी घरसे चले उसी दिन उस नृपश्रेष्ठको शापित जानकर

राजाके पासको पुरुषोत्तम तक्षक चले ॥ १ ॥ वृद्ध ब्राह्मणके रूपसे मार्गमें प्राप्तहुए और राजाके पास जाते कश्यपको मार्गमें देखा ॥ २ ॥ उस मंत्रवादी ब्राह्मण से तक्षकने पूँछा कि,आप कौनहो? शीघ्रतासे कहां जातेहो ? क्या करनेकी इच्छाहै ? ॥ ३॥ ब्राह्मण बोला नृपश्रेष्ठ परीक्षितको तक्षक काटैगा, सो मैं राजाको अच्छा करनेको शीघ्र जाताहूं ॥ ४ ॥ हे विप्रेन्द्र ! मेरे पास विषनाश करनेवाला मंत्रहै सो आयुष होनेपर मैं अवश्य उसको जीवित करूंगा॥५ ॥ तक्षकने कहा हे ब्राह्मण ! तक्षक मैं ही हूँ उस राजाको काटूंगा मेरे काटेकी तुम चिकित्सा नहीं करसक्ते ॥ ६ ॥ कश्यपने कहा हे तक्षक ! मैं ब्राह्मणसे शापित उस राजाको

वृद्धब्राह्मणवेषेणतक्षकःपथिनिर्गतः ॥ अपश्यत्कश्यपंमार्गेव्रजंतंनृपतिंप्रति॥२॥तमपृच्छत्पन्नगोऽसौब्राह्मणंमंत्रवादिनम्॥क्वभवांस्त्वरितोयाति किंचकार्यंचिकीर्षति॥३॥कश्यपउवाच ॥परीक्षितंनृपश्रेष्ठंतक्षकश्चप्रधक्ष्यति ॥ तत्राऽहंत्वरितोयामिनृपंकर्तुमपज्वरम् ॥४॥ मंत्रोऽस्तिममविप्रेंद्रविषनाशकरःकिल ॥ जीवयिष्याम्यहंतंवैजीवितव्येऽधुनाकिल ॥ ५ ॥ तक्षकउवाच ॥ अहंसपन्नगोब्रह्मंस्तंधक्ष्यामिमहीपतिम् ॥ निवर्तस्वनशक्तस्त्वंमयादष्टंचिकित्सितुम् ॥ ६ ॥ कश्यपउवाच ॥ अहंदष्टंत्वयासर्पनृपंशप्तंद्विजेनवै ॥ जीवयिष्याम्यसंदेहंकाममंत्रबलेनवै ॥ ७ ॥ ॥ तक्षकउवाच ॥ यदित्वंजीवितुंयासिमयादष्टंनृपोत्तमम् ॥ मंत्रशक्तिबलंविप्रदर्शयत्वंममाऽनघ ॥ ८ ॥ धक्ष्याम्येनंचन्यग्रोधंविषदंष्ट्राभिरद्यवै ॥ कश्यपउवाच ॥ जीवयिष्येत्वयादष्टंदग्धंवापन्नगोत्तम ॥ ९ ॥ सूतवाच ॥ अदशत्पन्नगोवृक्षंभस्मसाच्चचकारतम् ॥ उवाचकश्यपंभूयोजीवयैनंद्विजोत्तम ॥ १० ॥ दृष्ट्वाभस्मीकृतवृक्षंपन्नगेनविषाऽग्निना ॥ सर्वंभस्मसमाहृत्यकश्यपोवाक्यमब्रवीत् ॥११॥ पश्यमंत्रबलंमेऽद्यन्यग्रोधंपन्नगोत्तम ॥ जीवयाम्यद्यवृक्षंवैपश्यतस्तेमहाविष ॥ १२ ॥ इत्युक्त्वाजलमादायकश्यपोमंत्रवित्तमः ॥ सिषेचभस्मराशिंतंमंत्रितेनैववारिणा ॥ १३ ॥

मंत्रके बलसे अवश्य जिवाऊंगा,इसमें संदेह नहींहै ॥ ७ ॥ तक्षकने कहा यदि तुम हमारे काटेहुए राजाको जिवानेको जाते हो तो हे विप्र!मुझे अपनी मंत्रशक्तिका बल दिखाइये॥८॥मैं अभी इस न्यग्रोधके वृक्षको काटताहूं,कश्यपने कहा काटनेकी कौन कहे तुम्हारे भस्म कियेकोभी सजीव करसक्ताहूं ॥ ९ ॥ सूतजी बोले तब पन्नगराजने उस वृक्षको काटकर भस्मकर दिया और कहा कि, हे कश्यप ! अब इसको जिवाओ ॥१०॥ उस वृक्षको पन्नगके विषाग्निसे भस्म देखकर सब भस्म लेकर कश्यपजी कहने लगे ॥११॥ हे सर्पश्रेष्ठ ! मेरे मन्त्रका बल देखो कि, मैं इस न्यग्रोधवृक्षको तुम्हारे देखते २ सजीव करताहूं ॥१२॥ ऐसा कह मंत्रज्ञाता

कश्यपने जल लेकर वह मंत्रपढ़ाजल उस भस्मराशिपर त्यागन किया ॥ १३ ॥ उसके सेचन करतेही तत्काल वह न्यग्रोध ज्योका त्यो होगया. उस वृक्षको सजीव देख तक्षक बडे विस्मयको प्राप्त हुआ ॥ १४ ॥ तब उस ब्राह्मणसे तक्षकने कहा यह तुम्हारा परिश्रम किस निमित्त है ? सो मैं उसको सम्पादन करूं; आप अपना मनोवांछित कहिये ॥ १५ ॥ कश्यपने कहा कि, हे सर्प ! राजाको शापित सुनकर इस अपनी विद्यासे उपकार करने और धन प्राप्त करनेके निमित्त जाता हूं ॥ १६ ॥ तक्षकने कहा हे ब्रह्मन् ! जितना धन चाहिये यह आप लेजाइये और मैं भी अपना कार्य कर पूर्णमनोरथ हूंगा ॥ १७॥ सूतजी बोले परमार्थ ज्ञाता कश्यप यह उसके वचन सुनकर मनमे वारंवार विचारने लगा कि, मैं क्या करूं ? ॥ १८ ॥ यदि धन लेकर मैं घरको चला जाऊं तौ उस लोभके आश्रयसे मेरी

तद्वारिसेचनाज्जातोन्यग्रोधः पूर्ववच्छुभः ॥ विस्मयंतक्षकःप्राप्तोदृष्ट्वातंजीवितंनगम् ॥१४॥तमाहकश्यपंनागःकिमर्थंतेपरिश्रमः ॥ संपादयामि तंकामंब्रूहिवाऽववांछितम् ॥ १५ ॥ कश्यपउवाच ॥ वित्तार्थीनृपतिंमत्वाशप्तंपन्नगनिःसृतः ॥ गृहादहंचोपकर्तुंविद्ययानृपसत्तमम् ॥ १६ ॥ तक्षकउवाच ॥ वित्तंगृहाणविप्रेंद्रयावदिच्छसिपार्थिवात् ॥ ददामिस्वगृहंयाहिसकामोहंभवाम्यतः ॥ १७ ॥ सूतउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनं तस्यकश्यपःपरमार्थवित् ॥ चिंतयामासमनसाकिंकरोमिपुनःपुनः ॥ १८॥ धनंगृहीत्वास्वगृहंप्रयामियद्यहंपुनः ॥ भविष्यतिनमेकीर्तिर्लोके लोभसमाश्रयात् ॥ १९ ॥ जीवितेऽथनृपश्रेष्ठेकीर्त्तिःस्यादचलामम ॥ धनप्राप्तिश्चबहुधाभवेत्पुण्यंचजीवनात् ॥ २० ॥ रक्षणीयंयशःकामं धिग्धनंयशसाविना ॥ सर्वस्वंरघुणापूर्वंदत्तंविप्रायकीर्त्तये॥२१॥हरिश्चंद्रेणकर्णेनकीर्त्यर्थंबहुविस्तरम् ॥ उपेक्षेयंकथंभूपंदह्यमानंविषाऽग्निना ॥ ॥२२॥जीवितेऽद्यमयाराज्ञिसुखंसर्वजनस्यच ॥ अराजकेप्रजानाशोभवितानाऽत्रसंशयः ॥ २३ ॥ प्रजानाशस्यपापंमेभविष्यतिमृतेनृपे ॥ अपकीर्तिश्चलोकेषुधनलोभाद्भविष्यति ॥ २४ ॥ इतिसंचिंत्यमनसाध्यानंकृत्वासकश्यपः ॥ गतायुषंचनृपतिंज्ञातवान्बुद्धिमत्तरः ॥ २५ ॥

कीर्ति न होगी॥ १९॥और राजाके जीवित होनेसे अचल कीर्ति होगी और अनेक प्रकारसे धनकी प्राप्ति और पुण्य भी होगा॥ २०॥यशकी ही रक्षा करनी चाहिये यशके विना जीवनको धिक्कार है, कीर्तिके निमित्त रघुने ब्राह्मणको सर्वस्व देदिया था ॥ २१ ॥ हरिश्चन्द्र और कर्णने बड़ी विस्तारयुक्त कीर्ति पाई है.इस कारण विषाग्निसे दग्ध होते राजाकी कैसे उपेक्षा करूं?॥ २२॥ मेरे राजाको जिवादेनेमें सबको सुख होगा इसमें सन्देह नहीं,अराजकतामें प्रजाका नाश होता है॥ २३॥ प्रजानाशका पाप राजाके मृतक होनेपर मुझे मिलेगा और धनके लोभसे लोकमें अपकीर्ति होगी ॥ २४॥यह मनमे विचारकरकश्यपने ध्यानकिया तो जानाकिराजाकी

आयुही समाप्त होगई है॥ २५॥ ध्यानसे राजाको मृत्युमुखमें पतित देखकर वह महात्मा तक्षकसे धन लेकर घरको चलागया॥ २६॥ इसप्रकार कश्यपको लौटाकर सातवे दिन तक्षक राजाके मारनेकी इच्छासे हस्तिनापुरमें आया ॥ २७ ॥ नगरके निकटही सुना कि, राजा प्रासादके ऊपर स्थित हैं, मणि मंत्र और औषधियोंसे भलीप्रकार रक्षित हैं ॥ २८॥ तब वह नाग विप्रशापके भयसे व्याकुल हो चिन्ताविष्ट हुआ कि, योगसेभी किसप्रकार इस घरमें प्रवेश करूं ॥ २९ ॥ और पापकारी राजासे किसप्रकार बंचना करूं ? जो विप्रशापसे हत और ब्राह्मणोंको पीडा करनेवाला है ॥ ३०॥ पाण्डवकुलके बीचमे ऐसा कोईभी न हुआ, जिसने तपस्वीके गलेमें मरा सर्प डाला हो॥ ३१॥ विगर्हित कर्म करके कालके गतिको जानताहुआभी वह राजा भवनमें रक्षकोंको नियत करके महलपर चढ़कर ॥ ३२॥ मृत्युको

आपन्नमृत्युंराजानंज्ञात्वाध्यानेनकश्यपः ॥ गृहंययौसधर्मात्माधनमादायतक्षकात् ॥ २६ ॥ निवर्त्यकश्यपंसर्पःसप्तमेदिवसेनृपम् ॥ हंतुकामोजगामाऽऽशुनगरंनागसाह्वयम् ॥ २७ ॥ शुश्रावनगरस्यांतेप्रासादस्थंपरीक्षितम् ॥ मणिमंत्रौषधैःकामंरक्ष्यमाणमतंद्रितम् ॥ २८ ॥ चिंताविष्टस्तदानागोविप्रशापभयाकुलः ॥ चिंतयामासयोगेनप्रविशेयंगृहंकथम् ॥ २९ ॥ वंचयामिकथंचैनंराजानंपापकारिणम् ॥ विप्रशापाद्धतंमूढंविप्रपीडाकरंशठम् ॥ ३० ॥ पांडवानांकुलेजातःकोऽपिनैतादृशोभवेत् ॥ तापसस्यगलेयेनमृतःसर्पोनिवेशितः ॥ ३१ ॥ कृत्वाविगर्हितंकर्मजानन्कालगतिंनृपः ॥ रक्षकान्भवनेकृत्वाप्रासादमभिगम्यच ॥ ३२ ॥ मृत्युंवंचयतेराजावर्ततेऽद्यनिराकुलः ॥ तंकथंधक्षयिष्यामिविप्रवाक्येनचोदितः ॥ ३३ ॥ नजानातिचमंदात्मामरणंह्यनिवर्तनम् ॥ तेनासौरक्षकान्स्थाप्यसौधारूढोऽद्यमोदते ॥ ३४ ॥ यदिदैवेविहितोमृत्युर्दैवेनामिततेजसा ॥ सकथंपरिवर्तेतकृतैर्यत्नैस्तुकोटिभिः ॥ ३५ ॥ पांडवस्यचदायादोजानन्मृत्युंगतंनृपः ॥ जीवनेमतिमास्थायस्थितःस्थानेनिराकुलः ॥ ३६ ॥ दानपुण्यादिकंराजाकर्तुमर्हतिसर्वथा ॥ धर्मेणहन्यतेव्याधिर्येनाऽऽयुःशाश्वतंभवेत् ॥ ३७ ॥ नोचेन्मृत्युविधिंकृत्वास्नानदानादिकाःक्रियाः ॥ मरणंस्वर्गलोकायनरकायाऽन्यथाभवेत् ॥ ३८ ॥

जीतनेके निमित्त निराकुल बैठा है, सो विप्रवाक्यसे प्रेरित मैं उसको किसप्रकारसे धर्षण करसकता हूं? ॥ ३३॥ वह मंदात्मा दुर्निवार मृत्युको नहीं जानता है. इससे वह रक्षकोंको स्थापन कर मन्दिरपर आनंद करता है॥ ३४॥ यदि दैवने इसकी मृत्यु विधान की है तो क्या फिर कोटियत्नोंसेभी निवारण होसक्तीहै॥ ३५॥ यह पाण्डववंशमे उत्पन्न होकर मृत्युको जानताहुआ भी जीवनमें मतिकरके निराकुल स्थित है ॥ ३६ ॥ इस समय तो इसको सर्वथा दान पुण्य करना चाहिये, धर्मसेही व्याधि दूर होती और आयु स्थिर होती है ॥ ३७ ॥ नहीं तो मृत्युकी विधिकरके स्नानदानादि क्रिया करके स्वर्गलोकके निमित्त शरीर

त्यागै, अन्यथा नरक होताहै ॥ ३८ ॥ और द्विजपीडाका किया पाप और शाप यह दो इसको लगे हैं तथा घोर विप्रशाप लगनेसे अब यह आसन्नमरणही है ॥
॥ ३९ ॥ ऐसा कोई ब्राह्मण इसके समीप नहीं जो इसको समझावै, इसकी विधातासे विधान कीहुई मृत्यु सर्वथा अनिवार्यहै ॥ ४० ॥ यह विचार उस सर्पने
निकटमें स्थित अपने नागोको तपस्वीका वेष बनाकर भेजा ॥४१॥ फलमूलादि राजाके निमित्त लेकर वे चले और तक्षक स्वयं कीटरूपधारण कर फलके मध्यमें
प्रविष्ट हुआ ॥ ४२ ॥ तब वे नाग फल लेकर शीघ्रतासे चले और राजभवनमें प्राप्तहो महलके समीप स्थित हुए ॥ ४३ ॥ रक्षकोंने तपस्वियोंको देखकर उनकी
चेष्टा जाननेकी इच्छाकी,उन्होने कहा हम तपस्वी राजाको देखने आयेहैं॥४४॥ जो अभिमन्युका पुत्र वीरकुलदिवाकरहै, उसके सुन्दर दर्शनको और अथर्वमंत्रोंसे

द्विजपीडाकृतंपापंपृथग्वाऽस्यचभूपतेः ॥ विप्रशापस्तथाघोरआसन्नेमरणेकिल ॥ ३९ ॥ नकोऽपिब्राह्मणःपार्श्वेयएवंप्रतिबोधयेत् ॥ वेधसा
विहितोमृत्युरनिवार्यस्तुसर्वथा ॥ ४० ॥ इतिसंचिंत्यसर्पोऽसौस्वान्नागान्निकटेस्थितान् ॥ कृत्वातापसवेषांस्तान्प्राहिणोत्सुभुजंगमान्॥४१॥
फलमूलादिकंगृह्यराज्ञेनागोऽथतक्षकः ॥ स्वयंचकीटरूपेणफलमध्येससारह ॥ ४२ ॥ निर्गतास्तेतदानागाःफलान्यादायसत्वराः ॥ तेराज
भवनंप्राप्यस्थिताःप्रासादसन्निधौ ॥ ४३ ॥ रक्षकास्तापसान्दृष्ट्वापप्रच्छुस्तच्चिकीर्षितम् ॥ ऊचुस्तेभूपतिंद्रष्टुंप्राप्ताःस्मोऽद्यतपोवनात् ॥४४॥
अभिमन्युसुतंवीरंकुलार्कंचारुदर्शनम् ॥ परिवर्धयितुंप्राप्तामंत्रैराथर्वणैस्तथा ॥ ४५ ॥ निवेदयध्वंराजानंदर्शनार्थागतान्मुनीन् ॥ कृत्वाऽभि
षेकान्यास्यामोदत्त्वामिष्टफलानिच ॥ ४६ ॥ भारतानांकुलेक्काऽपिनदृष्टाद्वाररक्षकाः ॥ नश्रुतंतापसानांतुराज्ञोऽसंदर्शनंकिल ॥ ४७ ॥
आरोहामोवयंतत्रयत्रराजापरीक्षितः ॥ आशीर्भिर्वर्धयित्वैनंदत्ताज्ञाः प्रव्रजामहे ॥ ४८ ॥ सूतउवाच ॥ इत्याकर्ण्यवचस्तेषांतापसानांतुर
क्षकाः ॥ प्रत्यूचुस्तान्द्विजान्मत्वानिदेशंभूपतेर्यथा ॥ ४९ ॥ नाद्यवोदर्शनंविप्राराज्ञःस्यादितिनोमतिः ॥ श्वःसर्वतापसैरत्रत्वागंतव्यंनृपा
लये ॥ ५० ॥ अनारोहस्तुप्रासादोविप्राणांमुनिसत्तमाः ॥ विप्रशापभयाद्राज्ञाविहितोऽस्तिनसंशयः ॥ ५१ ॥

उसकी वृद्धिकरनेको प्राप्तहुएहैं॥४५॥दर्शनके निमित्त मुनि आयेहैं यह तुमराजासे निवेदन करो, अभिषेक करने उपरान्त मिष्टफलादि देकर हम चलेजॉयगे॥४६॥
हमने कभी ब्राह्मणोंके निमित्त भरतकुलमें द्वाररक्षक नहीं देखे और तपस्वियोंको राजाका दर्शन प्राप्त न होनाभी कहीं न सुना ॥४७॥ हम वहां जॉयगे जहां राजा
परीक्षित् है, हम उसको आशीर्वाद दे आज्ञा देकर चले जॉयगे ॥४८॥ सूतजी बोले रक्षक तपस्वियोंके इसप्रकार वचन श्रवणकर उन ब्राह्मणोंसे राजाकी आज्ञा
सुनाते हुए बोले ॥४९॥ हे ब्राह्मणो । हम जानते हैं आज तो राजाका दर्शन नहीं होगा, प्रभातकाल आप सब कोई आना॥५०॥हे मुनिश्रेष्ठो । इससमय महल

पर जाना उचित नहीं है, राजा विप्रशापसे रक्षित होरहा है ॥५१॥ तब उन्होंने कहा हे रक्षको । यह फल मूल और आशीर्वचन राजासे सुनादो ॥ ५२ ॥ तब वे द्वारपाल राजासे सब बात कहते हुए, राजाने कहा उनके फल मूल लेआओ ॥ ५३ ॥ और उनसे कार्य पूँछना और कहना कल प्रभात समय फिर आना, और मेरा प्रणामकर कहना आज दर्शन नहीं होगा ॥ ५४ ॥ वे जाकर फलमूलादि ले आये और सादर राजाको समर्पण करदिये ॥ ५५ ॥ उन विप्रवेषधारी नागोंके चलेजानेपर राजा वे फल लेकर मंत्रियोंसे बोले ॥ ५६ ॥ हे सुहृदो ! इन फलोंको भक्षण करो और इनमेंसे एक फलको मैं भी भक्षण करताहूं॥५७॥

तदोचुस्तानथोविप्राःफलमूलजलानिच ॥ विप्राशिषश्चराज्ञेऽथग्राहयंतुसुरक्षकाः ॥ ५२ ॥ तेगत्वानृपतिंप्रोचुस्तापसानागताञ्जनाः ॥ राजोवाचाऽऽनयध्वंवैफलमूलादिकंचयत् ॥ ५३ ॥ पृच्छध्वंतापसान्कार्यंप्रातरागमनंपुनः ॥ प्रणामकथयध्वंमेनाद्यसंदर्शनंमम ॥ ५४ ॥ तेगत्वाऽथसमादायफलमूलादिकंचयत् ॥ राज्ञेसमर्पयामासुर्बहुमानपुरःसरम् ॥ ५५ ॥ गतेषुतेषुनागेषुविप्रवेषाऽऽवृतेषुच ॥ फलान्यादायराजाऽसौसचिवानिदमब्रवीत् ॥ ५६ ॥ सुहृदोभक्षयंत्वद्यफलान्येतानिसर्वशः ॥ अद्म्यहंचैकमेतद्वैफलंविप्रार्पितंमहत् ॥ ५७ ॥ इत्युक्त्वातत्फलंदत्त्वासुहृद्भ्यश्चोत्तरासुतः ॥ करेकृत्वाफलपक्वंददारनृपतिःस्वयम् ॥ ५८ ॥ विदारितंफलराज्ञातत्रकृमिरभूदणुः ॥ सकृष्णनयनस्ताम्रोदृष्टोभूपतिनास्वयम् ॥ ५९ ॥ तंदृष्ट्वानृपतिःप्राहसचिवान्विस्मितानथ ॥ अस्तमभ्येतिसविताविषादद्यनमेभयम् ॥ ६० ॥ अंगीकरोमितंशापंकृमिकोमांदशत्वयम् ॥ एवमुक्त्वासराजेंद्रोग्रीवायांसंन्यवेशयत् ॥ ६१ ॥ अस्तंयातेदिवानाथेधृतःकंठेऽथकीटकः ॥ तक्षकस्तुतदाजातःकालरूपोभयानकः ॥ ६२ ॥ राजासंवेष्टितस्तेनदष्टश्चापिमहीपतिः ॥ मंत्रिणोविस्मयंप्राप्तारुरुदुर्भृशदुःखिताः ॥ ६३ ॥

यह कहकर उत्तराकुमार वे फल देकर और एकफल हाथमें लेकर उस पक्के फलको स्वयं तोड़ने लगे ॥ ५८ ॥ उस विदारित फलमे एक वडा छोटा कृमि पाया उस कृष्णनयन ताम्रवर्णको राजाने स्वयं देखा ॥ ५९ ॥ उसको देखकर राजाने विस्मित हो मन्त्रियोंसे कहा कि, अब सूर्य अस्त होता है, अब मुझे तक्षकके विषसे भय नहीं है ॥ ६० ॥ अब मैं उस शापको अंगीकार करताहूं ब्राह्मणका वचन मिथ्या न हो इस कारण इस कीटसे कटवाये लेताहूं, ऐसा कहकर राजाने उसे ग्रीवामें बैठाया ॥ ६१ ॥ सूर्यके अस्त होनेपर राजाने उस कीटको ग्रीवापर रक्खा, उसी समय वह कालरूप भयानक तक्षकहोगया ॥६२॥ उसने राजाको

संवेष्टनकर काटलिया और मंत्री विस्मयको प्राप्त हो दुःखसे रुदन करनेलगे ॥ ६३ ॥ घोररूप सर्पको देखकर वे भयसे भागे और सब रक्षक पुकारे, महा
हाहाकार होने लगा ॥६४॥ सर्पके शरीरसे वेष्टित होनेके कारण राजाका बहुत पुरुषार्थ न रहा, राजा उस समय कुछ न बोला और न धैर्यसे चलायमान हुआ
॥ ६५ ॥ तब तक्षकके मुखसे विषैली घोर अग्नि प्रगट हुई राजा तत्काल प्रज्वलित हो प्राणरहित हुआ ॥ ६६ ॥ इस प्रकार राजाका जीवन समाप्त कर तक्षक
आकाशको गया, मनुष्योंने उस समय उसको ऐसे देखा मानो जगत्को दग्ध करदेगा ॥ ६७ ॥ जले वृक्षकी समान प्राणरहित हो राजा पतित हुआ, राजाको
मृतक देख वहांके सबमनुष्य रुदन करनेलगे॥ ६८ ॥ इति श्रीदेवीभावगते महापुराणे द्वितीयस्कंधे भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ सूतजी बोले राजाको
गतप्राण और पुत्रको बालक देखकर परलोक क्रियाके निमित्त मंत्री रुदन करने लगे ॥ १ ॥ उस राजाके दग्धीभूतप्राय भस्महुए देहको गंगाके किनारे अगर
चन्दनकी चितामें रखते हुए ॥ २ ॥ दुर्मरणके कारण प्रथम पुरोहितोंने मंत्रोंसे उसकी और्ध्वदैहिक क्रिया की ॥ ३ ॥ ब्राह्मणोंको दान और सुवर्णकी गाय देते
हुए बहुत प्रकारके अन्न और वस्त्र दिये ॥ ४ ॥ और अच्छे मुहूर्तमें प्रजाके प्रसन्न करनेवाले बालक राजकुमारको सिंहासनपर बैठाया ॥ ५ ॥ और पुर
देशकी प्रजाने उस बालकको राजा माना, इसका जन्मेजय नाम इसीकारण हुआ कि, यह राजलक्षणसे युक्त था ॥ ६ ॥ धायने इसको सब राजचिह्नोंकी
शिक्षा दी थी दिन २ वह राजा वृद्धिको प्राप्त होनेलगा, और बुद्धिमान्हुआ ॥ ७ ॥

घोररूपमहिंवीक्ष्यदुद्रुवुस्तेभयार्दिताः ॥ चुक्रुशूरक्षकाःसर्वेहाहाकारोमहानभूत् ॥ ६४ ॥ वेष्टितोभोगिभोगेनविनष्टबहुपौरुषः ॥ नोवाच
नृपतिःकिंचिन्नचचालोत्तरासुतः ॥ ६५ ॥ उत्थिताऽग्निशिखाघोराविषजातक्षकाननात् ॥ प्रजज्वालनृपंत्वाऽऽशुगतप्राणंचकारह ॥ ६६ ॥
हत्वाऽऽशुजीवितंराज्ञस्तक्षको गगनेगतः ॥ जगद्दग्धंतुकुर्वाणंददृशुस्तंजनाइह ॥ ६७ ॥ सपपातगतप्राणोराजादग्धइवद्रुमः ॥ चुक्रुशुश्चज
नाःसर्वेमृतंदृष्ट्वानराधिपम् ॥ ६८ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधे परीक्षिन्मरणंनामदशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ ॥
सूतउवाच ॥ गतप्राणंतुराजानंबालंपुत्रंसमीक्ष्यच ॥ चक्रुश्चमंत्रिणः सर्वेपरलोकस्यसत्क्रियाः ॥ १ ॥ गंगातीरेदग्धदेहंभस्मप्रायंमहीपतिम् ॥
अगुरुभिश्चाभियुक्तायांचितायामध्यरोपयन् ॥ २ ॥ दुर्मरेणमृतस्यास्यचक्रुश्चैवौर्ध्वदेहिकीम् ॥ क्रियांपुरोहितास्तस्यवेदमंत्रैर्विधानतः ॥ ३ ॥
ददुर्दानानिविप्रेभ्योगाःसुवर्णंयथोचितम् ॥ अन्नंबहुविधंतत्रवस्त्राणिविविधानिच ॥ ४ ॥ सुमुहूर्तेसुतंबालंप्रजानांप्रीतिवर्धनम् ॥ सिंहासने
शुभेतत्रमंत्रिणःसंन्यवेशयन् ॥ ५ ॥ पौरजानपदालोकाश्चक्रुस्तंनृपतिं शिशुम् ॥ जनमेजयनामानंराजलक्षणसंयुतम् ॥ ६ ॥ धात्रेयीशि
क्षयामासराजचिह्नानिसर्वशः ॥ दिनेदिनेवर्धमानःसबभूवमहामतिः ॥ ७ ॥

ग्यारहवें वर्षमें पुरोहितने उसको सब विद्या सिखाई और उसने सीखली ॥ ८ ॥ कृपाचार्यने इसको पूर्ण धनुर्वेद सिखाया जैसे अर्जुनको द्रोणने कर्णको परशुरामने सिखाया था ॥ ९ ॥ तब यह विद्याको प्राप्त होकर बलवान् दुरतिक्रमणीय हुआ धनुर्वेद और वेदका पारगामी हुआ ॥ १० ॥ धर्मशास्त्रके अर्थमें कुशल सत्यवादी जितेन्द्रिय धर्मपुत्रकी समान राज्य करनेलगा ॥ ११ ॥ उस समय सुवर्णवर्माक्ष काशीका राजा अपनी वपुष्टमा कन्या इसके निमित्त देताहुआ ॥ १२ ॥ उसको प्राप्त होकर जनमेजय प्रसन्न हुआ जैसे काशिराजकी मनोहर कन्याको प्राप्त होकर राजा ॥ १३ ॥ विचित्रवीर्य प्रसन्न हुआ था, सुभद्राको प्राप्त हो अर्जुन प्रसन्न हुआ था, इसीप्रकार राजा वन उपवनोंमें विहार करनेलगा ॥ १४ ॥ इस प्रकार उस कमललोचनीसे प्रसन्न हुआ जैसे शचीसे इन्द्र प्रसन्न होता है उस राजाके न्यायसे प्रजा सन्तुष्ट

प्राप्तेचैकादशेवर्षेतस्मैकुलपुरोहितः ॥ यथोचितांददौविद्यांजग्राहसयथोचिताम् ॥ ८ ॥ धनुर्वेदंकृपःपूर्णददावस्मैसुसंस्कृतम् ॥ अर्जुनाययथाद्रोणः कर्णायभार्गवोयथा ॥ ९ ॥ संप्राप्तविद्योबलवान्बभूवदुरतिक्रमः ॥ धनुर्वेदेतथावेदेपारगःपरमार्थवित् ॥ १० ॥ धर्मशास्त्रार्थकुशलःसत्यवादीजितेंद्रियः ॥ चकारराज्यंधर्मात्मापुराधर्मसुतोयथा ॥ ११ ॥ ततःसुवर्णवर्माक्षोराजाकाशिपतिःकिल ॥ वपुष्टमांशुभांकन्यांददौपारिक्षितायच ॥ १२ ॥ सतांप्राप्याऽसितापांगींमुमुदेजनमेजयः ॥ काशिराजसुतांकांतांप्राप्यराजायथापुरा ॥ १३ ॥ विचित्रवीर्योमुमुदेसुभद्रांचयथाऽर्जुनः ॥ विजहारमहीपालोवनेपूपवनेषुच ॥ १४ ॥ तयाकमलपत्राक्ष्याशच्याशतक्रतुर्यथा ॥ प्रजास्तस्यसुसंतुष्टाबभूवुःसुखलालिताः ॥ १५ ॥ मंत्रिणःकर्मकुशलाश्चक्रुःकार्याणिसर्वशः ॥ एतस्मिन्नेवकालेतुमुनिरुत्तंकनामकः ॥ १६ ॥ तक्षकेणपरिक्लिष्टोहस्तिनापुरमभ्यगात् ॥ वैरस्याऽपचितिंकोस्यप्रकुर्यादितिचिंतयन् ॥ १७ ॥ परीक्षितसुतंमत्वातंनृपंसमुपागतः ॥ कार्याऽकार्यंनजानासिसमयेनृपसत्तम ॥ १८ ॥ अकर्तव्यंकरोष्यद्यकर्तव्यंनकरोपिवै ॥ किंत्वांसंप्रार्थयाम्यद्यगतामर्षनिरुद्यमम् ॥ १९ ॥

हुई ॥ १५ ॥ कार्यकुशल मंत्री सब कार्य करनेलगे उसीसमय एक उत्तंकनामक मुनि ॥ १६ ॥ तक्षकसे दुःखी होकर हस्तिनापुरमें आया कि, तक्षकने जो मुझे दुःख दिया इसके वैरका निराकारण कौन करे ? यह विचारता हुआ ॥ १७ ॥ वह परीक्षितसुतको राजा मानकर उनके समीप आया, और कहा हे राजन् ! समय उपस्थित होनेपर तुम उसके कार्य अकार्यको नहीं जान्ते ॥ १८ ॥ अकर्तव्यको करते और कर्तव्यको क्यों नहीं करतेहो ? अमर्षरहित निरुद्यम तुमसे मैं क्या कहूं ? ॥ १९ ॥

१ जिस समय यह गुरुके यहा पढते थे तब गुरुकी स्त्रीने कहा मुझे अमुक रानीके कुण्डल लादो. यह उस रानीसे कुण्डल लाये मार्गमें तक्षक वह कुण्डल हरण कर लेगया तब इनको पातालमे जानेसे बडी कठिनतासे कुण्डल प्राप्त हुए उस दिनसे सर्पोंसे वैर माननेलगे ।

वैरसे शून्य तथा शास्त्रज्ञानरहित और बालचेष्टासे युक्त हो जन्मेजयने कहा कैसा वर ! यह बात मेरे जाननेमें न आई और मैंने किसी बातका प्रतीकार नहीं
किया ? ॥ ९० ॥ हे महाभाग ! सो कहिये जिसको मैं सम्पादन करूं, उत्तंक बोले हे राजन् ! आपके पिताको दुरात्मा तक्षकने नष्ट किया ॥ २१ ॥ आप
मंत्रियोंको बुलाकर अपने पिताके मरणवृत्तान्तको जानो, सूतजी बोले यह वचन सुन राजाने मंत्रिश्रेष्ठोंसे पूँछा ॥ २२ ॥ वे बोले विप्रशापसे तक्षकके काटनेसे
मृत हुए, जनमेजयने कहा मुनिका शापही पिताके मरणमे कारण है ॥ २३ ॥ हे मुनिश्रेष्ठ ! कहिये इसमें तक्षकका क्या दोष है ? उत्तंकने कहा जो राजाको
आरोग्य करने आया था उस कश्यपको धन देकर तक्षकने लौटादिया ॥ २४ ॥ हे राजन् ! फिर वह आपके पिताके मारनेसे शत्रु क्यों नहीं ? वह तौ शापसे

अवैरज्ञमतंत्रज्ञंबालचेष्टासमन्वितम् ॥ जनमेजयउवाच ॥ किंवैरंनमयाज्ञातंनकिंप्रतिकृतंमया ॥ २० ॥ तद्ब्रदत्वंमहाभागकरोमियदनंत
रम् ॥ उत्तंकउवाच ॥ पितातेनिहतोभूपतक्षकेणदुरात्मना ॥ २१ ॥ मंत्रिणस्त्वंसमाहूयपृच्छस्वपितृनाशनम् ॥ सूतउवाच ॥ तच्छ्रुत्वा
वचनंराजापप्रच्छमंत्रिसत्तमान् ॥ २२ ॥ ऊचुस्तेद्विजशापेनदष्टःसर्पेणवैमृतः ॥ जनमेजयउवाच ॥ शापोऽत्रकारणंराज्ञःशप्तस्यमुनिना
किल ॥ २३ ॥ तक्षकस्यतुकोदोषोब्रूहिमेमुनिसत्तम ॥ उत्तंकउवाच ॥ तक्षकेणधनंदत्त्वाकश्यपःसन्निवारितः ॥ २४ ॥ नसकिंतक्षकोवैरी
पितृहातवभूपते ॥ भार्या रुरोःपुराभूपदष्टासर्पेणसामृता ॥ २५ ॥ अविवाहितातुमुनिनाजीविताचपुनःप्रिया ॥ रुरुणाऽपिकृतातत्रप्रतिज्ञा
चातिदारुणा ॥ २६ ॥ यंयंसर्पंप्रपश्यामि तंतंहन्म्यायुधेनवै ॥ एवंकृत्वाप्रतिज्ञांसशस्त्रपाणीरुरुस्तदा ॥ २७॥ व्यचरत्पृथिवीराजन्निघ्नन्सर्पा
न्यतस्ततः ॥ एकदासवनेघोरंडुंडुभंजरसान्वितम् ॥ २८ ॥ अपश्यद्दंडमुद्यम्यहंतुंतंसमुपाययौ ॥ अभ्यहन्नुषितोविप्रस्तमुवाचाथडुंडुभः ॥
॥ २९ ॥ नाऽपराधोमितेविप्रकस्मान्मामभिहंसिवै ॥ रुरुरुवाच ॥ प्राणप्रियामेदयितादष्टासर्पेणसामृता ॥ ३० ॥ प्रतिज्ञेयंतदासर्पदुःखिते
नमयाकृता ॥ डुंडुभउवाच ॥ नाहंदशामितेऽन्येवैयेदशंतिभुजंगमाः ॥ ३१ ॥

काटही लेता ब्राह्मणको निवृत्त क्यों किया ? हे राजन् ! पहले रुरुकी भार्या सर्पके काटनेसे मृतक हुई ॥ २५ ॥ और उस अविवाहिताको मुनिने अपनी आधी
आयु देकर जीवित किया, और रुरुनेभी यह दारुण प्रतिज्ञा की कि ॥ २६ ॥ जिस जिस सर्पको देखूंगा आजसे उसी २ को मारूंगा ऐसीप्रतिज्ञा करके वह
शस्त्रपाणी रुरु ॥ २७ ॥ सर्पोंको मारते पृथ्वीमे विचरनेलगे, एक समय वह वनमे घोर जरायुक्त डुंडुभ ( अजगर ) सर्पको देखकर ॥ २८ ॥ दंड उठाय
उसके सन्मुख हुए, और क्रोधसे उसपर प्रहार किया तब सर्प बोला हे विप्र ! मैंने तुम्हारा कोई अपराध नहीं किया फिर तुम मुझे क्यों
मारतेहो ? रुरु बोले मेरी प्राणप्रिया सर्पके काटनेसे मरगई ॥ २९ ॥ ३० ॥ हे सर्प ! तब मैंने दुःखित हो सर्पके मारनेकी प्रतिज्ञा की, अजगरने

कहा मैं तो नहीं काटताहूं काटनेवाले सर्प और होते हैं ॥ ३१ ॥ केवल शरीरके योगसे आप मुझे मारनेको योग्य नहींहो उत्तंक बोले उस सर्पकी मनोहर मानुषी वाणी सुनकर ॥ ३२ ॥ रुरुने पूँछा तुमकौन हो ? और कैसे अजगरहुए ? सर्पने कहा हे ब्राह्मण ! मैं भी पहले ब्राह्मणथा और खेचर नामक मेरे मित्रथे ॥ ३३ ॥ वह ब्राह्मण धर्मधारियोंमे श्रेष्ठ सत्यवादी जितेन्द्रियथे मैंने मूर्खतासे तृणका सर्प बनाय उनकी वंचनाकी ॥ ३४ ॥ वह अग्निहोत्रके स्थानमें स्थितहुए बडे भयभीत हुए और उन विह्वल कंपायमान होतेहुएने पीछे मुझे शापदिया ॥ ३५ ॥ हे मंदबुद्धि! तुमने हमारी वंचनाकी इससे तुमसर्प होजाओ, तब मैंने उनकी बडी प्रार्थनाकी ॥ ३६ ॥ फिर कुछ शान्त होकर उन्होंने मुझसे कहा कि रुरु तुमको इस शापसे मुक्त करैगा ॥ ३७ ॥ वह प्रमतिका पुत्र रुरु होगा यह वचन उन्होंने मुझसे कहा सो मैं सर्प हूं तुम रुरु होतो मेरा परम वचन सुनो ॥ ३८ ॥ इसमे सन्देह नहीं विप्रोका अहिंसाही परमधर्म है ब्राह्मणोंको यथायोग्य सर्वत्र दयाही करनी चाहिये ॥ ३९ ॥ हे विप्रेन्द्र ! यज्ञसे अन्यत्र हिंसाकी सराहना नहीं है, उत्तंकने कहा तब यह ब्राह्मण सर्पयोनिसे निर्मुक्त हुआ, और रुरुने ॥ ४० ॥ उसके शापका अन्त करके हिंसाको त्यागकर उस मृतक होकर जीवित हुई बालासे विवाह कर ॥ ४१ ॥ सर्पोंके वैरके कारण उनका हिंसन किया, और हे राजन् ! तुमतो सर्पोंसे वैर त्यागन कियेहो ॥ ४२ ॥ हे राजन्! पिताके घातियोंसेभी वैर नहीं लेते, स्नान दानरहित होकर तुम्हारे पिताका शरीर अन्तरिक्षमें छूटाहै ॥ ४३ ॥ हे राजन्! सर्पोंको मारकर उनका

शरीरसमयोगेननमांहिंसितुमर्हसि ॥ उत्तंकउवाच ॥ श्रुत्वातांमानुषींवाणींसर्पेणोक्तांमनोहराम् ॥ २२ ॥ रुरुःपप्रच्छकोऽसित्वंकस्माद्डुंडुभतांगतः ॥ सर्पउवाच ॥ ब्राह्मणोऽहंपुराविप्रसखामेखगमाऽभिधः ॥ २३ ॥ विप्रोधर्मभृतांश्रेष्ठःसत्यवादीजितेंद्रियः ॥ समयावंचितोमौर्ख्यात्सपंकृत्वाचतार्णकम् ॥ २४ ॥ भयंचप्रापितोऽत्यर्थमग्निहोत्रगृहेस्थितः ॥ तेनभीतेनशप्तोऽहंविह्वलेनाऽतिवेपिना ॥ २५ ॥ भवसर्पोमंदबुद्धेयेनाहंधर्पितस्त्वया ॥ मयाप्रसादितोऽत्यर्थसर्पेणाऽसौद्विजोत्तमः ॥ २६ ॥ मामुवाचाथतत्क्रोधात्किंचिच्छांतिमवाप्यच ॥ रुरुस्तेमोचिताशापस्यास्यसर्पभविष्यति ॥ २७ ॥ प्रमतेस्तुसुतोनूनमितिमांसोऽब्रवीद्वचः ॥ सोऽहंसर्पोरुरुस्त्वंचशृणुमेपरमंवचः ॥ २८ ॥ अहिंसापरमोधर्मोविप्राणांनात्रसंशयः ॥ दयासर्वत्रकर्तव्याब्राह्मणेनविजानता ॥ २९ ॥ यज्ञादन्यत्रविप्रेंद्रनहिंसायाज्ञिकीमता ॥ उत्तंकउवाच ॥ सर्पयोनेर्विनिर्मुक्तोब्राह्मणोऽसौरुरुस्ततः ॥ ४० ॥ कृत्वातस्यचशापांतंपरित्यक्तंचहिंसनम् ॥ विवाहितातेनबालामृतासंजीवितापुनः ॥ ४१ ॥ कदनंसर्वसर्पाणांकृतंवैरमनुस्मरन् ॥ त्वतुवैरंसमुत्सृज्यवर्तसेपन्नगेष्वथ ॥ ४२ ॥ विमन्युर्भरतश्रेष्ठपितृघातकरेषुवै ॥ अंतरिक्षेमतस्तातः स्नानदानविवर्जितः ॥ ४३ ॥ तस्योद्धारंचराजेंद्रकुरुहत्वाऽथपन्नगान् ॥ पितुर्वैरंनजानातिजीवन्नेवमृतोहिसः ॥ ४४ ॥

उद्धार करो,जो पिताके वैरको नहीं जान्ता वह जीताही मृतक है॥४४॥जबतक तुम उनको न मारोगे तुम्हारे पिताकी दुर्गति रहैगी,हे राजन्! भगवतीयज्ञके बहानेसे आप॥४५॥पिताका वैर स्मरणकर सर्पसत्र करो,सूतजी बोले राजा जनमेजय इस प्रकार उसके वचन सुन ॥४६॥बडे दुःखी हो रुदन करनेलगे कि, मुझ दुर्बुद्धि वृथा मान करनेवालेको धिक्कार है॥४७॥जिसका पिता सर्पसे पीडित हो घोर गतिको प्राप्त हुआ, अब मैं यज्ञ करके पिताका उद्धार करूंगा ॥४८॥ अवश्य दीप्यमान अग्निमे सर्पोंको दग्ध करके वैर निकालूंगा,तब सब मंत्रियोको बुलाकर राजाने कहा ॥४९॥ हे मंत्रिश्रेष्ठो ! विधिपूर्वक यज्ञका संभार सजाओ, गंगाके किनारे

दुर्गतिस्तेपितुस्तावद्यावत्तान्नहनिष्यसि ॥ अंबामखमिषंकृत्वाकुरुयज्ञंनृपोत्तम ॥ ४५ ॥ सर्पसत्रंमहाराजपितुर्वैरमनुस्मरन् ॥ सूतउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाराजाजन्मेजयस्तदा ॥ ४६ ॥ नेत्राभ्यामश्रुपातंचचकारातीवदुःखितः ॥ धिङ्मामस्तुसुदुर्बुद्धेर्वृथामानकरस्यवै ॥४७॥ पितायस्यगतिंघोरांप्राप्तःपन्नगपीडितः ॥ अद्याहंमखमारभ्यकरोम्यपचितिंपितुः ॥ ४८ ॥ हत्वासर्पानसंदिग्धोदीप्यमानेविभावसौ ॥आहूयमंत्रिणःसर्वान्राजावचनमब्रवीत् ॥ ४९ ॥ कुर्वंतुयज्ञसंभारंयथाऽहंमंत्रिसत्तमाः ॥ गंगातीरेशुभांभूमिंमापयित्वाद्विजोत्तमैः ॥ ५० ॥ कुर्वंतु मंडपंस्वस्थाःशतस्तंभंमनोहरम् ॥ वेदीयज्ञस्यकर्तव्याममाद्यसचिवाःखलु ॥ ५१ ॥ तदंगत्वेविधेयोवैसर्पसत्रःसुविस्तरः ॥ तक्षकस्तुपशुस्तत्रहोतोत्तंकोमहामुनिः ॥ ५२ ॥ शीघ्रमाहूयतांविप्राःसर्वज्ञावेदपारगाः ॥ सूतउवाच ॥ मंत्रिणस्तुतदाचक्रुर्भूपवाक्यैर्विचक्षणाः ॥ ५३ ॥ यज्ञस्यसर्वसंभारंवेदिंयज्ञस्यविस्तृताम् ॥ हवनेवर्तमानेतुसर्पाणांतक्षकोगतः ॥ ५४ ॥ इंद्रंप्रतिभयार्तोऽहंत्राहिमामितिचाब्रवीत् ॥ भयभीतंसमाश्वास्यस्वासनेसंनिवेश्यच ॥ ५५ ॥ ददावभयमत्यर्थंनिर्भयोभवपन्नग ॥ तमिंद्रशरणंज्ञात्वामुनिर्दत्ताभयंतथा ॥ ५६ ॥

[illegible] सुन्दर भूमि दिखवाकर माप करो॥५०॥और सौ स्तंभका मनोहर यज्ञमण्डप करो और हे मन्त्रियो यज्ञकी उत्तम वेदी होनी चाहिये ॥५१॥ उसी यज्ञके [illegible] भी विधान करना चाहिये,उसमे,तक्षक पशु किया जाय और होता उत्तंक कियेजायँ॥५२॥शीघ्रही सर्वज्ञ वेदपारगामी ब्राह्मणोंको बुलाओ सूतजी बोले [illegible] सब कार्य यथायोग्य किया॥५३॥यज्ञका सब संभार और यज्ञ वेदीका विस्तार किया,जिस समय सर्पोका हवन मंत्रोसे होनेलगा तब तक्षक५४॥ [illegible] जाकर कहनेलगा मेरी रक्षा करो तब इन्द्रने भयभीत उसको आश्वासन देकर आसनमें बैठाया॥५५॥और अभयदान देकर कहा हे सर्प !

अभय हो मुनिने उसको इन्द्रकी शरणमें गया जान अभय पाया जाना॥५६॥तव उत्तंकने उद्विग्नमन हो इन्द्रसहित तक्षकको आहूत किया,स्मरण करतेही तक्षकके सहित वह स्मरणमात्रसे प्राप्त होताहुआ॥५७॥उसी समय जरत्कारुके पुत्र धर्मात्मा आस्तीकजी आनकर जनमेजयको प्रसन्न करनेलगे ॥ ५८ ॥ राजाने उस बालकको पंडित देखकर सत्कार किया और उससे वांछित फल देनेको कहा॥५९॥उसने यह कहा हे महाभाग ! अब यह यज्ञ बंद करो, सत्यवद्ध होनेसे फिरभी राजासे प्रार्थना करी ॥ ६० ॥ और मुनिवाक्यसे राजाने हवन निवृत्त किया और उस अवसरम वैशंपायनने विस्तारसे महाभारत सुनाया॥६१॥

उत्तंकोह्वयदुद्विग्नःसेंद्रंकृत्वानिमंत्रणम् ॥ स्मृतस्तदातक्षकेणयायावरकुलोद्भवः ॥ ५७ ॥ आस्तीकोनामधर्मात्माजरत्कारुसुतोमुनिः ॥ तत्रागत्यमुनेर्बालस्तुष्टावजनमेजयम् ॥ ५८ ॥ राजातमर्चयामासदृष्ट्वाबालंसुपंडितम् ॥ अर्चयित्वानृपस्तंतुछंदयामासवांछितैः ॥ ५९ ॥ सतुवव्रेमहाभागयज्ञोऽयंविरमत्विति ॥ सत्यबद्धोनृपस्तेनप्रार्थितश्चपुनस्तथा ॥ ६० ॥ होमंनिवर्तयामाससर्पाणांमुनिवाक्यतः ॥ भारतंश्रावयामासवैशंपायनविस्तरात् ॥ ॥ ६१ ॥ श्रुत्वाऽपिनृपतिःकामंनशांतिमभिजग्मिवान् ॥ व्यासंपप्रच्छभूपालोममशांतिःकथंभवेत् ॥ ६२ ॥ मनोऽतिदह्यतेकामंकिंकरोमिवदस्वमे ॥ पितामेदुर्भगस्यैवमृतःपार्थसुतात्मजः ॥६३॥ क्षत्रियाणांमहाभागसंग्रामेमरणंवरम् ॥ रणेवामरणंव्यासगृहेवाविधिपूर्वकम् ॥ ६४ ॥ मरणंनपितुर्मेऽभूदंतरिक्षेमृतोऽवशः ॥ शांत्युपायंवदस्वात्रत्वंचसत्यवतीसुत ॥ ६५ ॥ यथास्वर्गंव्रजेदाशुपितामेदुर्गतिंगतः ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वितीयस्कंधेएकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ सूतउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यव्यासःसत्यवतीसुतः ॥ उवाचवचनंतत्रसभायांनृपतिंचतम् ॥ १ ॥

यह सुनकरभी राजाको शांति न हुई और व्यासजीसे राजाने पूछा कैसे मेरी शांति होगी? ॥ ६२ ॥ मेरा मन वहुत दग्ध होताहै कहो मैं क्याकरूं। मेरे पिता दुर्भाग्यरूप होनेसे सर्पसे मृतहुए ॥ ६३ ॥हे महाभाग !संग्राममें मरणही क्षत्रियोंको श्रेष्ठहै हे व्यासजी !या तो युद्धमें मरण हो या घरमें मरण हो तो विधिपूर्वक मरणहो ॥६४॥सोइसप्रकार पिताका मरण न होकर अन्तरिक्षमें मरण हुआ,हे सत्यवतीपुत्र!आप शान्तिका उपाय कहो॥६५॥जिससे हमारे पिता दुर्गतिसे तरकर स्वर्गको चलेजायँ॥इतिश्रीदेवीभागवते महापुराणेद्वितीयस्कंधेभाषाटीकायां एकादशोऽध्यायः॥११॥सूतजी वोले यह उनके वचन श्रवण करके सत्यवतीपुत्र व्यासजीउस सभामें

राजासे इस प्रकारके वचन कहनेलगे॥ १ ॥व्यासजी बोले सुनो हे राजन्! मैं आपसे बड़ा गुह्य उत्तम पुराण कथन करताहूँ जो पवित्र भागवतनामक अनेक आख्यानोंसे युक्त है॥ २॥जो मैंने प्रथम अपने पुत्र शुकदेवजीको पढाई थी,हे राजन्! वह परमरहस्य मै आपसे कहता हूं ॥ ३॥इसका श्रवण धर्म अर्थ काम मोक्ष चारों पदार्थोंका कारण है,जो नित्य शुभ और सुख देनेवाला सब शास्त्रोंका सार है॥ ४॥जनमेजय बोले यह आस्तीक कौन थे? जो यहां विघ्नकरनेको आये,हेप्रभो !सर्पोंकी रक्षा करनेमें इसका क्या प्रयोजन था?॥५॥हे महाभाग!विस्तारसे यह कथानक कहो;और विस्तारपूर्वक सब पुराण वर्णन करो॥ ६॥व्यासजी बोले शान्त जरत्कारु मुनिने गृहस्थाश्रम नहीं किया था उसने अपने पूर्वजोंको एक गर्तमें लम्बमान देखा ॥७॥तब उन्होंने पूँछनेपर कहा हे पुत्र!दारसंग्रह करो जिस्से हमारी तृप्ति हो

व्यासउवाच ॥ श्रुणुराजन्प्रवक्ष्यामिपुराणंगुह्यमद्भुतम्॥पुण्यंभागवतंनामनानाख्यानयुतंशिवम् ॥२॥ अध्यापितंमयापूर्वंशुकायात्मसुतायवै॥ श्रावयामिनृपत्वांहिरहस्यंपरमंमम ॥ ३ ॥ धर्मार्थकाममोक्षाणांकारणंश्रवणात्किल ॥ शुभदंसुखदंनित्यंसर्वागमसमुद्धृतम् ॥ ४ ॥ जनमेजयउवाच ॥ आस्तीकोऽयंसुतःकस्यविघ्नार्थकथमागतः ॥ प्रयोजनंकिमत्रास्यसर्पाणांरक्षणेप्रभो ॥५॥कथयैतन्महाभागविस्तरेणकथानकम्॥ पुराणंचतथासर्वविस्तराद्वदसुव्रत ॥ ६ ॥ व्यासउवाच ॥ जरत्कारुर्मुनिःशांतोनचकारगृहाश्रमम् ॥ तेनदृष्टावनेगर्तेलंबमानाःस्वपूर्वजाः ॥ ७ ॥ ततस्तमाहुःकुरुपुत्रदारान्यथाचनःस्यात्परमाहितृप्तिः॥ स्वर्गंव्रजामःखलुदुःखमुक्तावयंसदाचारयुतेसुतेवै ॥८॥ सतानुवाचाथलभेसमानामयाचितांचातिवशानुगांच ॥ तदागृहारंभमहंकरोमिब्रवीमितथ्यंममपूर्वजावै ॥९॥ इत्युक्त्वाताञ्जरत्कारुर्गतस्तीर्थान्प्रतिद्विजः॥तदैवपन्नगाःशप्तामात्राऽग्नौनिपतंत्विति ॥१०॥ कश्यपस्यमुनेःपत्न्यौकद्रूश्चविनतातथा ॥ दृष्ट्वाऽऽदित्यरथेचाश्वमूचतुश्चपरस्परम्॥ ११॥ तंदृष्ट्वाचंतदाकद्रूर्विनतामिदमब्रवीत् ॥ किंवर्णोऽयंहयोभद्रेसत्यंप्रब्रूहिमाचिरम् ॥१२॥ विनतोवाच ॥श्वेतएवाश्वराजोऽयंकिंवात्वंमन्यसेशुभे ॥ ब्रूहिवर्णंत्वमप्यस्यततस्तुविपणावहे ॥ १३ ॥ कद्रूरुवाच॥कृष्णवर्णमहंमन्येहयमेनंशुचिस्मिते॥एहिसार्धंमयादिव्यंदासीभावायभामिनि ॥ १४॥

और दुःखरहित होकर स्वर्गको गमन करैं.हे पुत्र! तुम सदाचारी हो तुमसे ऐसा होना उचित है॥ ८ ॥यह सुनकर मुनिने कहा जब कन्याका और मेरा नाम एक होगा तथा समान वर्ण मेरी वशगामिनी होगी तो मै विवाह करूंगा यह आपसे सत्य कहता हूं ॥९॥ यह कहकर जरत्कारु तीर्थोंको चलेगये उसी समय माताद्वारा सर्पोंको शाप हुआथा कि, तुम अग्निमें पतित हो ॥ १० ॥ कश्यप मुनिकी पत्नी कद्रू और विनता दो थीं,वे आदित्यके रथके घोड़ेको देखकर बोलीं ॥ ११ ॥ उसको देखकर कद्रूने विनतासे कहा हे भद्रे! यह घोड़े किस वर्णके हैं? कहो ॥ १२ ॥ विनताने कहा यह घोडे किस वर्णके हैं. मैं तो श्वेत मान्ती हूं, तुमभी वर्ण बताओ!तब हम दॉव लगाये ॥ १३॥ कद्रू बोली हे शुचिस्मिते!मैं तो इनको कृष्णवर्ण मान्ती हूं,जो हममें अशुद्ध कहे वही उसकी दासी होकर रहे ॥ १४ ॥

हुआ सूर्य अस्त होगये उस बालाने कहा क्या करूं ? न जगाऊँ तौ कर्मलोप होगा और जगाऊं तौ मुझे त्याग देंगे ॥ ४१ ॥ और न जगाऊं तौ उनका धर्मलोप होजायगा सन्ध्याकाल वृथा होजायगा ॥ ४२ ॥ धर्मनाश न हो त्याग होनेमें हानि नहीं और त्यागसे मरणही उत्तम है मनुष्योंको धर्महानि नरकके निमित्त होतीहै ॥ ४३ ॥ यह विचार कर उस बालाने मुनिको जगादिया हे सुव्रत ! उठो २ और सन्ध्याकाल आनकर प्राप्त हुआ है ॥ ४४ ॥ मुनिने उठतेही कोपसे कहा तैने मेरी निद्राका विच्छेद किया है मैं जाताहूं तू भाईके घरको जा ॥ ४५ ॥ मुनिके यह कहतेही वह कंपित होकर बोली हे महाप्रभाव ! जिस निमित्त भ्राताने मुझे दिया था वह बात कैसे होगी ? ॥ ४६ ॥ मुनि कहने लगे जिसकी तुझको इच्छा है वह है ( अर्थात् तेरे भ्राताका इष्ट पुत्र तेरे गर्भमें है ) तब मुनिसे त्यक्त होकर वह भ्राताके स्था

धर्मलोपभयाद्भीताजरत्कारुरचिंतयत् ॥ नोचेत्प्रबोधयाम्येनंसंध्याकालोवृथाव्रजेत् ॥४२॥ धर्मनाशाद्वरंत्यागस्तथाऽपिमरणंध्रुवम् ॥ धर्महानिर्नराणांहिनरकायभवेत्पुनः ॥४३॥ इतिसंचिंत्यसाबालातंमुनिंप्रत्यबोधयत् ॥ संध्याकालोऽपिसंजातउत्तिष्ठोत्तिष्ठसुव्रत ॥४४॥ उत्थितोऽसौमुनिःकोपात्तामुवाचव्रजाम्यहम् ॥ त्वंतुभ्रातृगृहंयाहिनिद्राविच्छेदकारिणि ॥४५॥ वेपमानाऽब्रवीद्वाक्यमित्युक्तामुनिनातदा ॥ भ्रात्रादत्तायदर्थंतत्कथंस्यादमितप्रभ ॥४६॥ मुनिःप्राहजरत्कारुंतदस्तीतिनिराकुलः ॥ गतासामुनिनात्यक्तावासुकेःसदनंतदा ॥४७॥ पृष्टाभ्रात्राब्रवीद्वाक्यंयथोक्तंपतिनातदा ॥ अस्तीत्युक्त्वाचहित्वामांगतोऽसौमुनिसत्तमः ॥४८॥ वासुकिस्तुतदाकर्ण्यसत्यवाग्मुनिरित्युत ॥ विश्वासंचपरंकृत्वाभगिनींतांसमाश्रयत् ॥४९॥ ततःकालेनकियताजातोऽसौमुनिबालकः ॥ आस्तीकइतिनामाऽसौविख्यातःकुरुसत्तम ॥५०॥ तेनाऽयंरक्षितोयज्ञस्तवपार्थिवसत्तम ॥ मातृपक्षस्यरक्षार्थंमुनिनाभावितात्मना ॥५१॥ भव्यंकृतंमहाराजमानितोऽयंत्वयामुनिः ॥ यायावरकुलोत्पन्नोवासुकेर्भगिनीसुतः ॥५२॥ स्वस्तितेऽस्तुमहाबाहोभारतंसकलंश्रुतम् ॥ दानानिबहुदत्तानिपूजितामुनयस्तथा ॥५३॥ कृतेनसुकृतेनापिनपितास्वर्गतिंगतः ॥ पावितंनकुलंकृत्स्नंत्वयाभूपतिसत्तम ॥५४॥ देव्याश्चाऽऽयतनंभूपविस्तीर्णंकुरुभक्तितः ॥ येनवैसकलासिद्धिस्तवस्याज्जनमेजय ॥५५॥

नको चलीगई ॥ ४७ ॥ भ्राताके पूँछनेपर उसने पतिके कहे वचन कहे कि अस्ति (है) ऐसा कहकर वह मुनि चले गये ॥ ४८ ॥ तब वासुकिने यह वचन श्रवण करके कि, मुनि सत्यवचन है परम विश्वाससे उस भगिनीको रक्खा ॥ ४९ ॥ फिर कुछ समयके उपरान्त मुनिपुत्र उत्पन्न हुआ तब वह आस्तीक नामसे विख्यात हुआ ॥ ५० ॥ हे राजन् ! उसने इस तुम्हारे यज्ञकी रक्षा की है. इस विज्ञानी मुनिने मातृपक्षकी रक्षा की है ॥ ५१ ॥ हे महाराज ! आपने इन मुनिका मान किया यह अच्छा किया. यह वासुकिकी भगिनीके पुत्रका कार्य सिद्ध हुआ ॥ ५२ ॥ हे राजन् ! आपका मंगल हो आपने सब भारत श्रवण किया बहुत दान दिये और मुनियोका पूजन किया ॥ ५३ ॥ ऐसे सुकृतसे भी तुमको शान्ति ।पिताकी स्वर्गगति और कुलकी पवित्रता न प्राप्त हुई ॥ ५४ ॥ तौ हे राजन् ! आप देवीके उत्तम मन्दिरको

निर्माण कीजिये हे जनमेजय ! इससे आपकी सब सिद्धि हो जायगी ॥ ५५ ॥ परमभक्तिसे पूजित होकर भगवती सब कार्य करती है कुलकी वृद्धि और राज्यको स्थिर करती है ॥ ५६ ॥ हे राजन् ! विधिपूर्वक देवीयज्ञ करके श्रीमद्भागवतनाम पुराण श्रवण कीजिये ॥ ५७ ॥ यह परमपावनी कथा मैं तुमको सुनाताहूं जो संसारकी तारनेवाली दिव्य अनेक रसोंसे युक्त है ॥ ५८ ॥ इससे अधिक और कोई श्रवणयोग्य पुराण नहीं है; हे राजन् ! देवीके चरणार विन्दसे अधिक और कुछ नहीं है ॥ ५९ ॥ वे सभागी बुद्धिमान् और धन्य हैं जिनके प्रेमयुक्त हृदयमें देवी निवास करती है ॥ ६० ॥ हे राजन् ! भारतवर्षमें वेही प्राणी दुःखी हैं, जिन्होंने महामाया अंबिकाका आराधन नहीं किया ॥ ६१ ॥ ब्रह्मादिक देवता जिसके आराधनमें तत्पर रहते हैं और वर्तते हैं उसका कौन सेवन न करै? ॥ ६२ ॥ "इस पुराणमें साम्यावस्थामे स्थित मायोपाधिक ब्रह्मप्रतिपादन होनेसे मायोपाधिक ब्रह्मरूपिणी भगवती एक सत्वा दिक गुणविशिष्ट होनेसे उसकी सर्वसे श्रेष्ठता है" जो इसको नित्य सुन्ते हैं उनकी सब कामना पूरी होती हैं, यह भगवतीने स्वयं विष्णुको उपदेश किया है ॥ ६३ ॥ हे राजन्! इसके श्रवणसे तुम्हारे चित्तमें शान्ति होगी, इस पुराणके श्रवणसे पितरोंको अक्षय स्वर्ग प्राप्त होता है ॥ ६४ ॥ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वितीयस्कन्धे पण्डितज्वालाप्रसादमिश्रकृतभाषाटीकायां श्रोतृवक्तृप्रसंगोनाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ (७२२श्लोकोंमें देवीभागवतका दूसरास्कंध पूर्ण हुआ) शुभमस्तु

पूजितापरयाभक्त्याशिवासकलदासदा॥कुलवृद्धिंकरोत्येवराज्यंचसुस्थिरंसदा॥५६॥देवीमखंविधानेनकृत्वापार्थिवसत्तम ॥ श्रीमद्भागवतंनाम पुराणंपरमंशृणु॥५७॥त्वामहंश्रावयिष्यामिकथांपरमपावनीम्॥संसारतारिणींदिव्यां नानारससमाहृताम् ॥५८॥ नश्रोतव्यंपरंचास्मात्पुराणाद्विद्यतेभुवि॥नाराध्यंविद्यतेराजन्देवीपादांबुजादृते॥५९॥तेसभाग्याःकृतप्रज्ञाधन्यास्तेनृपसत्तम॥येषांचित्तेसदादेवीवसतिप्रेमसंकुले॥६०॥ सुदुःखितास्तेदृश्यंतेभुविभारतभारते ॥ नाराधितामहामायायैर्जनैश्चसदांऽबिका॥६१॥ब्रह्मादयःसुराःसर्वेयदाराधनतत्पराः॥वर्ततेसर्वदाराजंस्तांनसेवेतकोजनः॥६२॥ यइदंशृणुयान्नित्यंसर्वान्कामानवाप्नुयात्॥भगवत्यासमाख्यातंविष्णवेयदनुत्तमम्॥६३॥तेनश्रुतेनतेराजंश्चित्तशांतिर्भविष्यति ॥ पितॄणांचाऽक्षयःस्वर्गःपुराणश्रवणाद्भवेत् ॥ ६४ ॥ इतिश्रीदेवीभागवते महापुराणेद्वितीयस्कंधेश्रोतृप्रवक्तृप्रसंगोनामद्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥स्कंधश्चायंसमाप्तः ॥ २ ॥ ॥ द्वाविंशत्यधिकसंख्यैःपद्यैःसप्तशतैःशुभैः ॥ श्रीमद्व्यासमुखोद्गीतैर्द्वितीयस्कंधईरितः॥ १ ॥

इदं पुस्तकं मुम्बय्यां श्रीकृष्णदासात्मजक्षेमराजेन स्वकीये "श्रीवेंकटेश्वर" स्टीम्-मुद्रणालये मुद्रितम् । संवत् १९७५ शके १८४०.

॥ इति श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते प्रथमस्कंधः सपूर्णः ॥

लगे हे भामिनी ! चिन्ता मत करो; विचित्रवीर्यके क्षेत्रज पुत्र उत्पन्न कराओ ॥ ५९ ॥ किसी कुलीन ब्राह्मणको बुलाकर वधूके संग नियोजन करो, कुलरक्षामें और आपत्तिमें निगममें इसका दोष क्षत्रियको नहीहे ॥६०॥ हे शुचिस्मिते ! इसप्रकार पौत्रको उत्पन्न करके राज्य दो और उसके शासनसे मैं राज्यपालन करता रहूंगा॥६१॥तबभीष्मके यह वचन सुन सत्यवतीने अपनेसे कन्यावस्थामें उत्पन्नहुए व्यास मुनिका 'जो पापरहितहैं' मनसे ध्यान किया॥६२॥स्मरण करतेही तपस्वी व्यासजी आनकर प्राप्त हुए और माताको प्रणाम करके वह दीप्यमान मुनि सन्मुख स्थित हुए ॥६३॥भीष्मने उनकी अतिशय पूजाकी और सत्यवतीने मानकिया वहां वह महातेजस्वी निर्धूम अग्निके समान स्थितहुए॥६४॥तब माताने वृत्तान्त सुनाय उनमुनिसे पुत्रउत्पन्न करनेको कहा कि "विचित्रवीर्यके क्षेत्रमें तुम अपने वीर्यसे

कुलीनंद्विजमाहूयवध्वासहनियोजय ॥ नात्रदोषोस्तिवेदेऽपिकुलरक्षाविधौकिल ॥ ६० ॥ पौत्रंचवंसमुत्पाद्यराज्यंदेहिशुचिस्मिते ॥ अहंचपालयिष्यामितस्यशासनमेवहि ॥ ६१ ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यकानीनंस्वसुतंमुनिम् ॥ जगाममनसाव्यासंद्वैपायनमकल्मषम् ॥ ६२ ॥ स्मृतमात्रस्ततोव्यासआजगामसतापसः ॥ कृत्वाप्रणामंमात्रेऽथसंस्थितोदीप्तिमान्मुनिः ॥ ६३ ॥ भीष्मेणपूजितःकामंसत्यवत्याचमानितः ॥ तस्थौतत्रमहातेजाविधूमोग्निरिवापरः ॥ ६४ ॥ तमुवाचमुनिंमातापुत्रमुत्पादयाधुना ॥ क्षेत्रेविचित्रवीर्यस्यसुंदरंतववीर्यजम् ॥ ६५ ॥ व्यासःश्रुत्वावचोमातुराप्तवाक्यममन्यत ॥ ओमित्युक्त्वास्थितस्तत्रऋतुकालमचिंतयत् ॥ ६६ ॥ अंबिकाचयदास्नातानारीऋतुमतीतदा ॥ संगंप्राप्यमुनेःपुत्रमसूतांधंमहाबलम् ॥ ६७ ॥ जन्मांधंचसुतंवीक्ष्यदुःखितासत्यवत्यपि ॥ द्वितीयांचवधूमाहपुत्रमुत्पादयाशुवै ॥ ६८ ॥ ऋतुकालेऽथसंप्राप्तेव्यासेनसहसंगता ॥ तथाचांबालिकारात्रौगर्भंनारीदधारसा ॥ ६९ ॥ सोपिपांडुःसुतोजातोराज्ययोग्योनसंमतः ॥ पुत्रार्थंप्रेरयामासवर्षांतेचपुनर्वधूम् ॥ ७० ॥

सुन्दर पुत्र उत्पन्न करो"॥६५॥ व्यासजी माताके कहनेके कारण उसको आप्तवाक्य मानते हुए कारण कि, शास्त्रमें लिखा है कि माता पिता जो कहैं सो करना, इस्से व्यासजीने स्वीकार किया. और ऋतुकालकी चिन्ता करते इस बातको स्वीकार कर वहां स्थितहुए॥६६॥ जिस समय अम्बिकाने ऋतुस्नान किया तौ मुनिके समीप जाकर नेत्र मूँद लिये,तेज न सहसकी,इससे उसके अन्ध पुत्र हुआ॥६७॥जन्मांध देखकर सत्यवतीने अत्यन्त दुखी होकर दूसरी वधूसे शीघ्र पुत्र उत्पन्न करनेको कहा॥६८॥इसके अनन्तर वह ऋतुकालप्राप्त होनेपर व्यासके संग संगत हुई और मुनिके तेजके कारण उसने अपने शरीरमें चन्दनलगा लियाथा इसप्रकार अम्बालिकाने रात्रिमें गर्भधारण किया॥६९॥इसकारण उसकेपुत्र पाण्डुवर्णका हुआ वहभी राज्यके योग्य न हुआ,फिर एकवर्षके उपरान्त सत्यवतीने पुत्रके निमित्त

त्यागी हुई जानकर शाल्व मुझको ग्रहण नहीं करता, इससे तुम मुझे ग्रहण करो. हे महाभाग ! तुम धर्मज्ञ हो नहीं तो मैं क्या करूंगी ? ॥ ४८ ॥ भीष्म
बोले हे वरवर्णिनि ! दूसरेमे चित्त लगानेवाली तुमको कैसे ग्रहण किया जासक्ता है ? हे वरारोहे ! अब तुम स्वच्छन्दतासे अपने पिताके पास जाओ॥४९॥
भीष्मके ऐसा कहनेपर वह वनको चली गई और एकान्त अति पवित्र तीर्थमें तपस्या करनेलगी ॥ ५० ॥ और वे दोनों काशिराजकी कन्या
अम्बा और अम्बालिका रूपवती उस विचित्रवीर्य राजाकी भार्या हुई ॥ ५१ ॥ यह महाबली राजा विचित्रवीर्य उन दोनोंके साथ घर और उप
वनोंमें अनेक विहारोंसे रमण करने लगा ॥ ५२ ॥ वह राजा नौवर्षतक उनके साथ मनोहर क्रीडा करता हुआ राजयक्ष्मा रोग होनेसे मरणको प्राप्त

भीष्मउवाच॥अन्यचित्तांकथंत्वांवैगृह्णामिवरवर्णिनि॥पितरंस्वंवरारोहेव्रजशीघ्रंनिराकुला ॥४९॥तथोक्तासातुभीष्मेणजगामवनमेवहि॥तपश्च
कारविजनेतीर्थेपरमपावने ॥५०॥ द्वेभार्येचातिरूपाढ्येतस्यराज्ञोबभूवतुः ॥ अंबालिकाचांबिकाचकाशिराजसुतेशुभे॥५१॥राजाविचित्रवी
र्योऽसौताभ्यांसहमहाबलः॥रेमेनानाविहारैश्चगृहेचोपवनेतथा॥५२॥वर्षाणिनवराजेंद्रःकुर्वन्क्रीडांमनोरमाम् ॥ प्रापासौमरणंभूयोगृहीतोराज
यक्ष्मणा ॥५३॥मृतेपुत्रेतिदुःखार्ताजातासत्यवतीतदा ॥ कारयामासपुत्रस्यप्रेतकार्याणिमंत्रिभिः ॥ ५४ ॥ भीष्ममाहतदैकांतेवचनंचातिदुः
खिता ॥ राज्यंकुरुमहाभागपितुस्तेशंतनोःसुत ॥ ५५ ॥ भ्रातुर्भार्यागृहाणत्वंवंशंचपरिरक्षय ॥ यथाननाशमायातिययातेर्वंशइत्युत ॥ ५६ ॥
भीष्मउवाच॥प्रतिज्ञामेश्रुतामातःपित्रर्थेयामयाकृता॥नाहंराज्यंकरिष्यामिनचाहंदारसंग्रहम्॥५७॥सूतउवाच॥तदाचिंतातुराजाताकथंवंशोभ
वेदिति ॥ नालसाद्धिसुखंमह्यंसमुत्पन्नेऽराजके॥५८॥ गांगेयस्तामुवाचेदंमाचिंतांकुरुभामिनि॥पुत्रंविचित्रवीर्यस्यक्षेत्रजंचोपपादय ॥ ५९ ॥

हुआ ॥ ५३ ॥ तब पुत्रके मरनेसे सत्यवती बहुत व्याकुल हुई और मंत्रियोंद्वारा पुत्रके प्रेतकार्य करातीहुई ॥ ५४ ॥ और बडीदुःखी होकर एकान्तमें भीष्मसे
वचन कहनेलगी, हे महाभाग शंतनुपुत्र ! तुम अपने पिता शंतनुका राज्य करो॥५५॥इन भ्राताओंकी भार्याको लेकर इस वंशका पालन करो। जैसे यह ययातिका
वंश नाश न हो सो करो ॥५६॥ भीष्मजी बोले हे माता ! पिताके निमित्त जो मैंने प्रतिज्ञा की है.क्या वह आपने नहीं सुनी? "न मैं राज्य करूंगा और न मैं
दारसंग्रह करूंगा"॥५७॥तब सत्यवती विचार करने लगी कि, यह वंश किस प्रकार चलैगा ? अराजकता होनेमें आलस्यसे सुख नहीं मिलता॥५८॥तब भीष्म कहने

लगे हे भामिनी ! चिन्ता मत करो; विचित्रवीर्यके क्षेत्रज पुत्र उत्पन्न कराओ ॥ ५९ ॥ किसी कुलीन ब्राह्मणको बुलाकर वधूके संग नियोजन करो, कुलरक्षामें और आपत्तिमें निगममें इसका दोष क्षत्रियको नहीहै ॥६०॥ हे शुचिस्मिते ! इसप्रकार पौत्रको उत्पन्न करके राज्य दो और उसके शासनसे मैं राज्यपालन करता रहूंगा॥६१॥तवभीष्मके यह वचन सुन सत्यवतीने अपनेसे कन्यावस्थामें उत्पन्नहुए व्यास मुनिका'जो पापरहितहैं'मनसे ध्यान किया॥६२॥स्मरण करतेही तपस्वी व्यासजी आनकर प्राप्त हुए और माताको प्रणाम करके वह दीप्यमान मुनि सन्मुख स्थित हुए ॥६३॥भीष्मने उनकी अतिशय पूजाकी और सत्यवतीने मानकिया वहां वह महातेजस्वी निर्धूम अग्निके समान स्थितहुए॥६४॥तव माताने वृत्तान्त सुनाय उनमुनिसे पुत्रउत्पन्न करनेको कहा कि"विचित्रवीर्यके क्षेत्रमे तुम अपने वीर्यसे

कुलीनंद्विजमाहूयवध्वासहनियोजय ॥ नात्रदोपोस्तिवेदेऽपिकुलरक्षाविधौकिल ॥ ६० ॥ पौत्रंचवंसमुत्पाद्यराज्यंदेहिशुचिस्मिते ॥ अहंचपालयिष्यामितस्यशासनमेवहि ॥ ६१ ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यकानीनंस्वसुतंमुनिम् ॥ जगाममनसाव्यासंद्वैपायनमकल्मषम् ॥ ६२ ॥ स्मृतमात्रस्ततोव्यासआजगामसतापसः ॥ कृत्वाप्रणामंमात्रेऽथसंस्थितोदीप्तिमान्मुनिः ॥ ६३ ॥ भीष्मेणपूजितःकामंसत्यवत्याचमानितः ॥ तस्थौतत्रमहातेजाविधूमोग्निरिवापरः ॥ ६४ ॥ तमुवाचमुनिंमातापुत्रमुत्पादयाधुना ॥ क्षेत्रेविचित्रवीर्यस्यसुंदरंतववीर्यजम् ॥ ६५ ॥ व्यासःश्रुत्वावचोमातुरातवाक्यममन्यत ॥ ओमित्युक्त्वास्थितस्तत्रऋतुकालमचिंतयत् ॥ ६६ ॥ अंबिकाचयदास्नातानारीऋतुमतीतदा ॥ संगंप्राप्यमुनेःपुत्रमसूतांधंमहाबलम् ॥ ६७ ॥ जन्मांधंचसुतंवीक्ष्यदुःखितासत्यवत्यपि ॥ द्वितीयांचवधूमाहपुत्रमुत्पादयाशुवै ॥ ६८ ॥ ऋतुकालेऽथसंप्राप्तेव्यासेनसहसंगता ॥ तथाचांबालिकारात्रौगर्भंनारीदधारसा ॥ ६९ ॥ सोपिपांडुःसुतोजातोराज्ययोग्योनसंमतः ॥ पुत्रार्थेप्रेरयामासवर्षांतेचपुनर्वधूम् ॥ ७० ॥

सुन्दर पुत्र उत्पन्न करो"॥६५॥ व्यासजी माताके कहनेके कारण उसको आप्तवाक्य मानते हुए कारण कि, शास्त्रमें लिखा है कि माता पिता जो कहैं सो करना, इससे व्यासजीने स्वीकार किया. और ऋतुकालकी चिन्ता करते इस बातको स्वीकार कर वहां स्थितहुए॥६६॥ जिस समय अम्बिकाने ऋतुस्नान किया तौ मुनिके समीप जाकर नेत्र मूंद लिये,तेज न सहसकी,इससे उसके अन्ध पुत्र हुआ॥६७॥जन्मांध देखकर सत्यवतीने अत्यन्त दुखी होकर दूसरी वधूसे शीघ्र पुत्र उत्पन्न करनेको कहा॥६८॥इसके अनन्तर वह ऋतुकालप्राप्त होनेपर व्यासके संग संगत हुई और मुनिके तेजके कारण उसने अपने शरीरमें चन्दनलगा लियाथा इसप्रकार अम्बालिकाने रात्रिमें गर्भधारण किया॥६९॥इसकारण उसकेपुत्र पाण्डुवर्णका हुआ वहभी राज्यके योग्य न हुआ,फिर एकवर्षके उपरान्त सत्यवतीने पुत्रके निमित्त

हे द्विजश्रेष्ठ । जिसनिमित्त आप आये हो सो हमसे कहिये । दारा धन पुत्र ये सब तुम्हारे अधीन हैं ॥ १०॥ तब व्यासजीने सरस्वतीके किनारे अपना आश्रम बनाया और तप करनेको वहांही स्थित हुए॥ ११॥बडे कान्तिवाले शन्तनु राजासे सत्यवतीके दो पुत्र हुए हैं यह सुनकर व्यासजीने मनमें सुख माना और तप करने लगे ॥ १२ ॥ उन पुत्रोंमें पहला रूपयौवनसम्पन्न चित्रांगद सब लक्षणोंसे सम्पन्न था ॥ १३ ॥ और दूसरा राजाका पुत्र विचित्रवीर्य था यह सब गुणोंसे युक्त शंतनुका आनन्द बढानेवाला था॥ १४॥और गंगासे राजाके बडे पुत्र महाबली भीष्मजी उत्पन्न हुए थे और इसीप्रकार सत्यवतीसे दो पुत्र उत्पन्न हुए थे॥ १५॥ शंतनु उन सब लक्षणोंसे युक्त पुत्रोंको देखकर अपनेको देवताओंसे भी अजय मानते हुए॥ १६॥फिर कुछ समय उपरान्त शंतनु कालकवलित हुए,उन महात्माजीने

यदर्थमागतोसित्वंतद्ब्रूहिद्विजसत्तम ॥ अपिदाराधनंपुत्रास्त्वदायत्तमिदंविभो॥ १०॥सरस्वत्यास्तटेरम्येचकाराऽऽश्रममंडलम्॥ व्यासस्तपःसमायुक्तस्तत्रैवाससमाहितः ॥११॥ सत्यवत्याःसुतौजातौशंतनोरमितद्युतेः ॥ मत्वातौभ्रातरौव्यासःसुखमापवनेस्थितः ॥ १२ ॥ चित्रांगदःप्रथमजोरूपवाञ्छत्रुतापनः ॥ बभूवनृपतेःपुत्रःसर्वलक्षणसंयुतः ॥ १३ ॥ विचित्रवीर्यनामासौद्वितीयःसमजायत ॥ सोपिसर्वगुणोपेतःशंतनोःसुखवर्धनः ॥ १४ ॥गांगेयःप्रथमस्तस्यमहावीरोबलाधिपः ॥ तथैवतौसुतौजातौसत्यवत्यांमहाबलौ ॥१५ ॥शंतनुस्तान्सुतान्वीक्ष्य सर्वलक्षणसंयुतान् ॥अमंस्ताजय्यमात्मानंदेवादीनांमहामनाः ॥ १६ ॥ अथकालेनकियताशंतनुःकालपर्ययात् ॥तत्याजदेहंधर्मात्मादेहीजीर्णमिवांबरम् ॥ १७॥ कालधर्मगतेराज्ञिभीष्मश्चक्रेविधानतः ॥ प्रेतकार्याणिसर्वाणिदानानिविविधानिच ॥ १८॥ चित्रांगदंततोराज्येस्थापयामासवीर्यवान् ॥ स्वयंनकृतवान्राज्यंतस्मादेवव्रतोभवत् ॥ १९ ॥ चित्रांगदस्तुवीर्येणप्रमत्तःपरदुःखदः ॥ बभूवबलवान्वीरःसत्यवत्यात्मजःशुचिः ॥ २० ॥ अथैकदामहाबाहुःसैन्येनमहतावृतः ॥ प्रचचारवनोद्देशान्पश्यन्वध्यान्मृगान्रुरून् ॥ २१ ॥ चित्रांगदस्तुगंधर्वोदृष्ट्वातंमार्गगंनृपम् ॥ उत्ततारांतिकंभूमेर्विमानवरमास्थितः ॥ २२ ॥

जीर्ण वस्त्रकी समान अपने देहको त्याग दिया॥ १७॥राजाके कालधर्मको प्राप्त होनेपर भीष्मने राजाके सब प्रेतकार्य करके अनेक दान दिये ॥ १८ ॥ और उन महाबलीने चित्रांगदको राज्यमें स्थापन किया और स्वयं राज्य न किया ''कारण कि,सत्यवतीको पिताके साथ विवाहनेके विषयमें दाशराजसे प्रतिज्ञा करली थी कि, मैं विवाह नहीं करूंगा'' इस देवव्रतका पालन करनेसे वह देवव्रत कहाये ॥ १९॥ सत्यवतीका पुत्र बडा बली वीर शुचि चित्रांगद वीर्यसे मत्त हो दूसरे शत्रुओंको दुःख देता हुआ॥ २०॥एक समय वह महाबाहु बडी सेना साथ लिये मृग आदि वध्य जीवों और वनस्थानोंको देखते विचरने लगा॥ २१॥चित्रांगद गन्धर्वने उस राजाको

जाता देख भूमिके निकट अपना विमान उतारा॥ २२॥ और वहां उन दोनो समान बलियोंका बडा युद्ध हुआ. वह युद्ध तीन वर्षतक कुरुक्षेत्रके वनोंमें हुआ ॥ २३॥ हे ऋषियो! तब गन्धर्वसे मृत्युको प्राप्त हो राजा इन्द्रलोकको गया. भीष्मने यह वृत्तान्त सुन उसका और्ध्वदैहिककर्म किया ॥ २४ ॥ और भीष्मके शोकका मंत्रियोंने निवारण किया और फिर विचित्रवीर्यको राज्यसिंहासन दिया ॥ २५॥ मंत्री और गुरुओंसे बोधित होकर और पुत्रको राज्यपर स्थित देखकर पुत्रशोकसे हत होकर भी ॥ २६ ॥ सुमुखी सत्यवती सन्तुष्ट हुई और व्यासभी अपने भ्राताको राजा सुनकर प्रसन्न हुए ॥ २७॥ वे सत्यवतीके सुन्दर पुत्र परम यौवनको प्राप्त हुए, उस समय भीष्मने उसके विवाहकी चिन्ता की ॥ २८ ॥ काशिराजकी तीन कन्या जो सब लक्षणोसे सम्पन्न थीं उस राजाने उनके विवाहके निमित्त स्वयंवर किया

तत्राभूच्चमहद्युद्धंतयोःसदृशवीर्ययोः ॥ कुरुक्षेत्रेमहास्थानेत्रीणिवर्षाणितापसाः ॥ २३ ॥ इंद्रलोकमवापाशुगंधर्वेणहतोरणे ॥ भीष्मःश्रुत्वाचकाराऽऽशुतस्यौर्ध्वदेहिकंतदा ॥ २४ ॥ गांगेयःकृतशोकस्तुमंत्रिभिःपरिवारितः ॥ विचित्रवीर्यनामानंराज्येशंचचकारह ॥२५॥ मंत्रिभिर्बोधितापश्चाद्गुरुभिश्चमहात्मभिः ॥ स्वपुत्रंराज्यगंदृष्ट्वापुत्रशोकहतापिच॥२६॥सत्यवत्यतिसंतुष्टाबभूववरवर्णिनी ॥ व्यासोपिभ्रातरंश्रुत्वाराजानंमुदितोऽभवत् ॥ २७ ॥ यौवनंपरमंप्राप्तःसत्यवत्याःसुतःशुभः॥चकारचिंतांभीष्मोपिविवाहार्थंकनीयसः॥२८॥काशिराजसुतास्तिस्रःसर्वलक्षणसंयुताः ॥तेनराज्ञाविवाहार्थस्थापिताश्चस्वयंवरे ॥ २९ ॥ राजानोराजपुत्राश्चसमाहूताःसहस्रशः॥इच्छास्वयंवरार्थंवैपूज्यमानाःसमागताः॥३०॥तत्रभीष्मोमहातेजास्ताजहारबलेनवै ॥निर्मथ्यराजकंसर्वरथेनैकेनवीर्यवान् ॥ ३१ ॥साजित्वापार्थिवान्सर्वांस्ताश्चादायमहारथः बाहुवीर्येणतेजस्वीह्याससादगजाह्वयम्॥३२॥ मातृवद्भगिनीवच्चपुत्रीवच्चिंतयन्किल॥तिस्रःसमानयामासकन्यकावामलोचनाः॥३३॥ सत्यवत्यैनिवेद्याशुद्विजानाहूयसत्वरः ॥ दैवज्ञान्वेदविदुषःपर्यपृच्छच्छुभंदिनम् ॥ ३४ ॥ कृत्वाविवाहसंभारंयदावैभ्रातरंनिजम् ॥ विचित्रवीर्यंधर्मिष्ठंविवाहयतितायदा ॥ ३५ ॥ तदाज्येष्ठाप्युवाचेदंकन्यकाजाह्नवीसुतम् ॥ लज्जमानासितापांगीतिसृणांचारुलोचना ॥ ३६ ॥

था॥ २९॥ यहां सहस्रो राजा और राजपुत्र एकत्र हुएथे, स्वयंवरकी इच्छासे सत्कृत होकर आये थे॥ ३०॥ वहां जाकर महातेजस्वी महाबली भीष्मने एक रथसे सब राजोंका मथन कर उनको बलपूर्वक हरण किया॥ ३१॥ सब राजाओंको जीतकर भुजाओंके बलसे उनको लेकर हस्तिनापुरमें आये ॥ ३२ ॥ माता बहन और पुत्रीकी समान उनको विचारते हुए. उन तीनो सुलोचनी कन्याओको हरण कर लाये॥ ३३॥ और सत्यवतीको निवेदनकर ब्राह्मणोंको बुलाय ज्योतिषियों विद्वानोसे विवाहका सुन्दर दिन पूँछते हुए ॥ ३४ ॥ जब विवाहका संभार कर अपने भ्राता धर्मिष्ठ विचित्रवीर्यका विवाह करने लगे ॥ ३५ ॥ तब कृष्णअपांगवाली

सुन्दरनेत्रवाली लजाती हुई उन तीनोंमे बडी कन्या भीष्मसे कहने लगी॥ ३६॥हे कुरुश्रेष्ठ ! धर्मज्ञ ! कुलदीपक गंगापुत्र! मैंने स्वयंवरमें मनमें राजा शाल्वका वरण किया था॥ ३७॥और प्रेमसे व्याकुलचित्त उस राजानेभी मुझको वरण किया था,सो हे परंतप।अब आप इस अपने कुलके यथायोग्य कीजिये॥ ३८॥पहले उसने मुझे वरण किया है और मैंने उसे, तुम धर्मात्माओंमे श्रेष्ठ हो, हे गंगापुत्र ! तुम बलवान्हो जैसी इच्छा हो वैसा करो॥ ३९॥सूतजी बोले जब उस कन्याने ऐसा कहा, तब कुरुनन्दन भीष्मजी वृद्ध ब्राह्मण मंत्री और माता सत्यवतीसे पूंछनेलगे॥ ४०॥धर्मात्माओंमें श्रेष्ठ भीष्मजीने सबका मत जानकर उस कन्यासे कहा हेवरानने। जहां तुम्हारी रुचि हो वहां जाओ ॥४१॥ तब भीष्मसे विदा कीहुई वह वरारोहा शाल्वके स्थानपर गई और उस सुमुखीने मनईप्सित उस राजासे कहा ॥ ४२ ॥

मयास्वयंवरेशाल्वोवृतोऽस्तिमनसानृपः ॥३७॥ वृताऽहंतेनराज्ञावैचित्तेप्रेमसमाकुले ॥ यथायोग्यंकुरुष्वा गंगापुत्रकुरुश्रेष्ठधर्मज्ञकुलदीपक ॥ त्वकुलस्यास्यपरंतप ॥३८॥ तेनाहंवृतपूर्वास्मित्वंचधर्मभृतांवरः ॥ बलवानसिगांगेययथेच्छसितथाकुरु ॥३९॥ सूतवाच ॥ एवमुक्तस्तयातत्र कन्ययाकुरुनंदनः॥अपृच्छद्ब्राह्मणान्वृद्धान्मातरंसचिवांस्तथा॥४०॥सर्वेषांमतमाज्ञायगांगेयोधर्मवित्तमः॥ गच्छेतिकन्यकांप्राहयथारुचिवरा नने ॥४१॥ विसर्जिताथसातेनगताशाल्वनिकेतनम् ॥ उवाचतंवरारोहाराजानंमनसेप्सितम् ॥ ४२ ॥ विनिर्मुक्तास्मिभीष्मेणत्वन्मनस्केति धर्मतः ॥ आगताऽस्मिमहाराजगृहाणाद्यकरंमम ॥४३॥ धर्मपत्नीतवात्यंतंभवामिनृपसत्तम ॥ चिंतितोऽसिमयापूर्वंत्वयाहंनात्रसंशयः ॥४४ शाल्वउवाच ॥ गृहीतात्वंवरारोहेभीष्मेणपश्यतोमम ॥ रथेसंस्थापितातेननग्रहीष्येकरंतव ॥ ४५ ॥ परोच्छिष्टांचकःकन्यांगृह्णातिमतिमा न्नरः ॥ अतोहंनग्रहीष्यामित्यक्तांभीष्मेणमातृवत् ॥ ४६ ॥ रुदतींविलपंतींसात्यक्तातेनमहात्मना ॥ पुनर्भीष्मंसमागत्यरुदतीचेदमब्रवीत् ॥ ॥ ४७ ॥ शाल्वोमुक्तांत्वयावीरनगृह्णातिगृहाणमाम् ॥ धर्मज्ञोसिमहाभागमरिष्याम्यन्यथाह्यहम् ॥ ४८ ॥

तुममे मन लगानेके कारण धर्मसे भीष्मने मुझे छोडदिया,हे महाराज।अब मैं आनकर प्राप्त हुई हूं, मेरा हाथ ग्रहण करो॥ ४३॥हे नृपश्रेष्ठ ! मैं आपकी अत्यन्त धर्म पत्नी हूंगी और पहले मैने तुम्हे और तुमने मुझे चिन्तन किया है ॥ ४४ ॥ शाल्व बोले हे वरोरु ! भीष्मने मेरे देखतेही तुमको ग्रहण किया और रथमें स्थापित किया है इस्से मैं तुम्हारा हाथ ग्रहण न करूंगा॥ ४५॥कौन बुद्धिमान परोच्छिष्ट कन्याको ग्रहण करैगा? इससे भीष्मसे त्यागी हुईको माताकी समान मैं ग्रहण न करूंगा ॥४६॥इसप्रकार उस रोती और विलाप करती हुईको उस महात्माने त्याग दिया और वह फिर भीष्मके पास आकर रोतीहुई कहनेलगी ॥ ४७ ॥ हे वीर ! तुम्हारी

त्यागी हुई जानकर शाल्व मुझको ग्रहण नहीं करता, इस्से तुम मुझे ग्रहण करो. हे महाभाग ! तुम धर्मज्ञ हो नहीं तो मैं क्या करूंगी ? ॥ ४८ ॥ भीष्म बोले हे वरवर्णिनि ! दूसरेमें चित्त लगानेवाली तुमको कैसे ग्रहण किया जासक्ता है ? हे वरारोहे ! अब तुम स्वच्छन्दतासे अपने पिताके पास जाओ॥४९॥ भीष्मके ऐसा कहनेपर वह वनको चली गई और एकान्त अति पवित्र तीर्थमें तपस्या करनेलगी ॥ ५० ॥ और वे दोनों काशिराजकी कन्या अम्बा और अम्बालिका रूपवती उस विचित्रवीर्य राजाकी भार्या हुई ॥ ५१ ॥ यह महाबली राजा विचित्रवीर्य उन दोनोंके साथ घर और उप वनोंमें अनेक विहारोंसे रमण करने लगा ॥ ५२ ॥ वह राजा नौवर्षतक उनके साथ मनोहर क्रीडा करता हुआ राजयक्ष्मा रोग होनेसे मरणको प्राप्त

भीष्मउवाच॥अन्यचित्तांकथंत्वांवैगृह्णामिवरवर्णिनि॥पितरंस्वंवरारोहेव्रजशीघ्रंनिराकुला ॥४९॥तथोक्तासातुभीष्मेणजगामवनमेवहि॥तपश्च कारविजनेतीर्थेपरमपावने ॥५०॥ द्वेभार्येचातिरूपाढ्येतस्यराज्ञोबभूवतुः ॥ अंबालिकाचांबिकाचकाशिराजसुतेशुभे॥५१॥राजाविचित्रवीर्योऽसौताभ्यांसहमहाबलः॥रेमेनानाविहारैश्चगृहेचोपवनेतथा॥५२॥वर्षाणिनवराजेंद्रःकुर्वन्क्रीडांमनोरमाम् ॥ प्रापासौमरणंभूयोगृहीतोराजयक्ष्मणा ॥५३॥मृतेपुत्रेतिदुःखार्ताजातासत्यवतीतदा ॥ कारयामासपुत्रस्यप्रेतकार्याणिमंत्रिभिः ॥ ५४ ॥ भीष्ममाहतदैकांतेवचनंचातिदुःखिता ॥ राज्यंकुरुमहाभागपितुस्तेशंतनोःसुत ॥ ५५ ॥ भ्रातुर्भार्यांगृहाणत्वंवंशंचपरिरक्षय ॥ यथाननाशमायातिययातेर्वंशइत्युत ॥ ५६ ॥ भीष्मउवाच॥प्रतिज्ञामेश्रुतामातःपित्रर्थेयामयाकृता॥नाहंराज्यंकरिष्यामिनचाहंदारसंग्रहम्॥५७॥सूतउवाच॥तदाचिंतातुराजाताकथंवंशोभवेदिति ॥ नालसाद्धिसुखंमह्यंसमुत्पन्नेह्यराजके॥५८॥ गांगेयस्तामुवाचेदंमाचिंतांकुरुभामिनि॥पुत्रंविचित्रवीर्यस्यक्षेत्रजंचोपपादय ॥ ५९ ॥

हुआ ॥ ५३ ॥ तब पुत्रके मरनेसे सत्यवती बहुत व्याकुल हुई और मत्रियोंद्वारा पुत्रके प्रेतकार्य करातीहुई ॥ ५४ ॥ और बडीदुःखी होकर एकान्तमें भीष्मसे वचन कहनेलगी, हे महाभाग शंतनुपुत्र ! तुम अपने पिता शंतनुका राज्य करो॥५५॥इन भ्राताओंकी भार्याको लेकर इस वंशका पालन करो। जैसे यह ययातिका वंश नाश न हो सो करो ॥५६॥ भीष्मजी बोले हे माता ! पिताके निमित्त जो मैंने प्रतिज्ञा की है.क्या वह आपने नहीं सुनी? "न मैं राज्य करूंगा और न मैं दारसंग्रह करूंगा"॥५७॥तब सत्यवती विचार करने लगी कि, यह वंश किस प्रकार चलैगा ? अराजकता होनेमें आलस्यसे सुख नहीं मिलता॥५८॥तब भीष्म कहने

त्यागन करो,सूतजी बोले तव व्यासजी पुत्रकी सुप्रभावाली छाया देखने लगे ॥ ५८॥ इसप्रकार वर देकर शिवजी अन्तर्धान हुए; महादेवके अंतर्धान होनेपर व्यासजी अपने आश्रममें आये॥५९॥और शुकके वियोगमें परम तप्तहुए "देवीभागवतके श्रवणसे शुकदेवकी यह गति हुई" यह इसके माहात्म्य वर्णन करनेका तात्पर्य है॥ ६० ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे प्रथमस्कन्धे भाषाटीकायामेकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ ऋषिबोले देवसत्तम शुकदेवजी तौ परमगतिको प्राप्तहुए फिर व्यासजी क्याकरते हुए सो विस्तारसे कहो ॥ १ ॥ सूतजी बोले व्यासजीके जो वेदाभ्यासपरायण शिष्य थे आज्ञालेकर वे सबही पहले धर्मप्रचारार्थ महीतलमें विचरनेगये॥ २॥असित,देवल,वैशंपायन,जैमिनि,सुमन्त यह सब तपोधनगये॥ ३॥इसप्रकार उनको गये देख और शुकदेवकी परमगति विचार व्यासजीने महात्माओंके विरहसे व्याकुलहो जानेकी इच्छाकी॥४॥मनमे व्यासजीने उस श्रेष्ठ निषादकन्याका स्मरण किया, जिसको गंगाके तटपर शोकसे युक्त देखा था, यद्यपि वह पराशरके स्पर्शसे मुक्तरूपथी॥ ५॥ इसप्रकार व्यासजी सत्यवतीका स्मरणकर उस पर्वतश्रेष्ठको छोडकर वे महातेजस्वी मुनि अपने जन्मस्थानमें आये॥ ६॥और द्वीपमें आनकर निषादसे पूँछा कि,वहश्रेष्ठ कन्या कहांगई?तब निषादोंने कहा वहतौ राजाशन्तनुको प्रदान करदीगई॥ ७॥ फिर दाशराजाने व्यासजीकी बडीप्रीतिसे पूजाकी,स्वागतसे सत्कारकर हाथजोड बोला॥ ८॥दाशराज बोले आज मेराजन्म और कुलपवित्रहुआ जो देवताओंकोभी अगम्य तुम्हारा दर्शन मुझेहुआ ॥ ९॥

दत्त्वावरंहरस्तस्मैतत्रैवांतरधीयत ॥ अंतर्हितेमहादेवेव्यासःस्वाश्रममभ्यगात् ॥५९॥ शुकस्यविरहेणापितप्तःपरमदुःखितः ॥ ६० ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे प्रथमस्कंधे एकोनविंशोध्यायः ॥ १९ ॥ ऋषयऊचुः ॥ शुकस्तुपरमांसिद्धिमाप्तवान्देवसत्तमः ॥ किंचकारततोव्यासस्तन्नोब्रूहिसविस्तरम् ॥ १ ॥ सूतउवाच ॥ शिष्याव्यासस्ययेप्यासन्वेदाभ्यासपरायणाः ॥ आज्ञामादायतेसर्वेगताःपूर्वंमहीतले ॥ २ ॥ असितोदेवलश्चैववैशंपायनएवच ॥ जैमिनिश्चसुमंतुश्चगताःसर्वेतपोधनाः ॥ ३ ॥ तानेतान्वीक्ष्यपुत्रंचलोकांतरितमप्युत ॥ व्यासःशोकसमाक्रांतोगमनायाकरोन्मतिम् ॥ ४ ॥ सस्मारमनसाव्यासस्तांनिषादसुतांशुभाम् ॥ मातरंजाह्नवीतीरेमुक्तांशोकसमन्विताम् ॥ ५ ॥ स्मृत्वासत्यवतींव्यासस्त्यक्त्वातंपर्वतोत्तमम् ॥ आजगाममहातेजाजन्मस्थानंस्वकंमुनिः ॥ ६ ॥ द्वीपंप्राप्याथपप्रच्छक्वगतासावरानना ॥ निषादास्तंसमाचख्युर्दत्ताराज्ञेतुकन्यका ॥ ७ ॥ दाशराजोपिसंपूज्यव्यासंप्रीतिपुरःसरम् ॥ स्वागतेनाभिसत्कृत्यप्रोवाचविहितांजलिः ॥ ८ ॥ दाशराजउवाच ॥ अद्यमेसफलंजन्मपावितंनःकुलंमुने ॥ देवानामपिदुर्दर्शयज्जातंतवदर्शनम् ॥ ९ ॥

ऊपरको उछल गये ॥ ४७॥ उससमय शुकदेवके उछलनेके वियोगसे पर्वतशृंग विदीर्ण होगया और वह महातेजा आकाशमें प्राप्तहुए सूर्यके समान शोभित हुए ॥ ॥ ४८ ॥ जिससमय शुक आकाशको गये तब बडे उत्पात हुए जिसप्रकार अन्तरिक्षमें वायु हो इसप्रकार महर्षियोंसे व्याकुलहो ॥ ४९ ॥ दूसरे भास्करकी समान तेजसे विराजित हुए और विरहसे व्याकुलहो व्यासजी पुत्र २ ऐसा वारंबार कहनेलगे ॥५०॥ और जहां शुकदेवजीथे उस पर्वतशृंगपर गये, उससमय दीन,श्रमसे व्याकुल व्यासजीको क्रन्दन करता देखकर ॥५१॥ सर्वभूतोंमें प्राप्त साक्षीरूपसे तुम्हारी मेरी "आत्मा"एकहै शोक मत करो इस वाक्यसे उनको प्रतिशब्द अर्थात् उत्तर देतेहुए शुकआकाशके प्रति गये व्यष्टि देहको समष्टिमें लीन करके व्यापकरूपसे स्थित हुए ऐसा जानाजाता है. वह शब्द अब भी उस पर्वतशृंगपर स्फुटतया

आकाशगोमहातेजाविरराजयथारविः ॥ गिरेःशृङ्गद्विधाजातंशुकस्योत्पतनेतदा ॥ ४८ ॥ उत्पाताबहवोजाताःशुकश्चाऽऽकाशगोऽभवत् ॥ अंतरिक्षेयथावायुःस्तूयमानःसुरर्षिभिः॥ ४९ ॥ तेजसातिविराजन्वैद्वितीयइवभास्करः ॥ व्यासस्तुविरहाक्रांतःक्रंदन्पुत्रेतिचाऽसकृत्॥५०॥ गिरेःशृंगेगतस्तत्रशुकोयत्रस्थितोऽभवत् ॥ क्रंदमानंतदादीनंव्यासंमत्वाश्रमाकुलम्॥५१॥सर्वभूतगतःसाक्षीप्रतिशब्दमदात्तदा॥ तत्राद्यापिगि रेःशृगेप्रतिशब्दःस्फुटोभवत् ॥ ५२ ॥ रुदंतंतंसमालक्ष्यव्यासंशोकसमन्वितम् ॥ पुत्रपुत्रेतिभाषंतंविरहेणपरिप्लुतम् ॥ ५३ ॥ शिवस्तत्रस मागत्यपाराशर्यमबोधयत् ॥ व्यासशोकंमाकुरुत्वंपुत्रस्तेयोगवित्तमः ॥५४ ॥ परमांगतिमापन्नोदुर्लभांचाकृतात्मभिः ॥ तस्यशोकोनकर्तव्य स्त्वयाशोकंविजानता ॥ ५५ ॥ कीर्तिस्तेविपुलाजातातेनपुत्रेणचानघ ॥ व्यासउवाच ॥ नशोकोयातिदेवेशकिंकरोमिजगत्पते ॥ ५६ ॥ अतृप्तेलोचनेमेऽद्यपुत्रदर्शनलालसे ॥ महादेवउवाच ॥ छायांद्रक्ष्यसिपुत्रस्यपार्श्वस्थांसुमनोहराम्॥ ५७ ॥ तांवीक्ष्यमुनिशार्दूलशोकंजहिपरं तप ॥सूतउवाच ॥ तदाददर्शव्यासस्तुछायांपुत्रस्यसुप्रभाम् ॥ ५८ ॥

सुननेमें आताहै॥५२॥शोकयुक्त व्यासजीको रोता देखकर जो कि वियोगसे पुत्र२कह रहेथे॥५३॥तब शिवजीने आनकरव्यासजीको समझाया कि,हे व्यास!शोक मतकरो तुम्हारातौ पुत्र योगियोंमें श्रेष्ठहै॥५४॥वह अकृतात्माओंको दुर्लभ परमगतिको प्राप्तहुआ और ब्रह्मके जाननेवाले तुमको उसका शोक न करना चाहिये॥ ॥५५॥हे पापरहित ! इस पुत्रसे तुम्हारी अचल कीर्तिहुई,व्यासजी बोले हे देवेश! क्या करूं?मेराशोक नहीं जाता॥५६॥पुत्रदर्शनकी लालसासे अबतक मेरे नेत्र तृप्त नहीं हुएहैं, शिवजी बोले अच्छा तुम अपने निकट पुत्रकी छाया उसीमनोहर आकृतियुक्त देखोगे॥५७॥हे मुनिशार्दूल! हे परंतप!उसको देखकर तुम शोकका

सुखी होओ ॥ ३४ ॥ यह देह मेरा है मैं बद्ध हूं इस विचारसे मुक्तता नहीं होती धन घर राज्य भी मेरा नहीं, यह मुझको निश्चयहै, जब देहही मेरानहीं तो राज्य कैसा ? ॥ ३५ ॥ सूतजी बोले—यह राजाके वचन सुनकर शुकदेवजी प्रसन्न हुए और राजाकी आज्ञा लेकर पिताके श्रेष्ठ आश्रममें गये ॥ ३६ ॥ पुत्रको आया देखकर व्यासजी प्रसन्न हुए, आलिंगनकर शिर सूंघ कुशल पूँछते हुए॥ ३७॥ और उस रमणीक आश्रममें पिताके समीप स्थितहुए वेदाध्ययनमें सम्पन्न सब शास्त्रमें पण्डित हुए ॥ ३८ ॥ राज्यमें स्थित जनककी दशाको देखकर परानिवृत्तिको प्राप्त होकर पिताके आश्रममे स्थित हुए ॥ ३९ ॥ पितरोंकी पीवरीनाम कन्या परम सुन्दरीथी योगमार्गमें स्थित होकरभी शुकदेवने उसे पत्नी बनाया ॥ ४० ॥ उसमें उन्होने चार पुत्र उत्पन्न किये कृष्ण, गौरप्रभ, भूरि, देवश्रुत ॥ ४१ ॥ और प्रताप

देहोयंममबंधोऽयंनममेतिचमुक्तता॥तथाधनंगृहंराज्यंनममेतिचनिश्चयः ॥३५॥ सूतवाच॥तच्छुत्वावचनंतस्यशुकःप्रीतमनाभवत्॥आपृच्छय तंजगामाऽऽशुव्यासस्याश्रममुत्तमम्॥ ३६ ॥ आगच्छंतंसुतंदृष्ट्वाव्यासोपिसुखमाप्तवान् ॥ आलिंग्याघ्रायमूर्धानंपप्रच्छकुशलंपुनः ॥ ३७ ॥ स्थितस्तत्राऽऽश्रमेरम्येपितुःपार्श्वेसमाहितः ॥ वेदाध्ययनसंपन्नःसर्वशास्त्रविशारदः ॥ ३८ ॥ जनकस्यदशांदृष्ट्वाराज्यस्थस्यमहात्मनः ॥ स निर्वृतिंपरांप्राप्यपितुराश्रमसंस्थितः ॥३९॥ पितॄणांसुभगाकन्यापीवरीनामसुंदरी ॥ शुकश्चकारपत्नींतांयोगमार्गस्थितोपिहि॥४०॥सतस्यां जनयामासपुत्रांश्चतुरएवहि ॥ कृष्णंगौरप्रभंचैवभूरिंदेवश्रुतंतथा ॥४१॥ कन्यांकीर्तिंसमुत्पाद्यव्यासपुत्रःप्रतापवान् ॥ ददौविभ्राजपुत्रायत्व णुहायमहात्मने ॥ ४२ ॥ अणुहस्यसुतःश्रीमान्ब्रह्मदत्तःप्रतापवान् ॥ ब्रह्मज्ञःपृथिवीपालःशुककन्यासमुद्भवः ॥ ४३ ॥ कालेनकियतातत्र नारदस्योपदेशतः ॥ ज्ञानंपरमकंप्राप्ययोगमार्गमनुत्तमम् ॥ ४४ ॥ पुत्रेराज्यंनिधायाथगतोबदरिकाश्रमम् ॥ मायावीजोपदेशेनतस्यज्ञानंनि र्गलम् ॥ ४५ ॥ नारदस्यप्रसादेनजातंसद्योविमुक्तिदम् ॥ कैलासशिखरेरम्येत्यक्त्वासंगंपितुःशुकः ॥ ४६ ॥ ध्यानमास्थायविपुलंस्थितःसं गपराङ्मुखः ॥ उत्पपातगिरेःशृंगात्सिद्धिंचपरमांगतः ॥ ४७ ॥

वान् व्यासपुत्रने एक कीर्तिनाम कन्या उत्पन्न की और उसको विभ्राजके पुत्र अणुह महात्माको विवाहदी॥ ४२ ॥ अणुहका पुत्र श्रीमान् ब्रह्मदत्त हुआ, यह राजा शुककन्यामें उत्पन्न होनेके कारण ब्रह्मज्ञानी हुआ॥ ४३ ॥ फिर कुछ समयके उपरान्त नारदजीके उपदेशसे परमज्ञान और उत्तम योगमार्गको प्राप्तहोकर ॥ ४४ ॥ पुत्रको राज्यमें स्थापना करके वदरिकाश्रमको गया, मायाबीज भुवनेश्वरीके मंत्रोपदेशसे उसको पूर्ण ज्ञानहुआ॥ ४५ ॥ और नारदजीके उपदेशसे जो कि, मुक्तिका देने वालाहै शुकदेवजीभी पिताके संगका त्यागकर कैलासपर्वतके मनोहरशिखरमे॥ ४६ ॥ सब संगछोडकर ध्यानमें स्थितहो परम अणिमादि सिद्धिको प्राप्तहो पर्वतशृंगसे

॥ ४६ ॥

हे देवेन्द्र ! इस समय सब अशुभ लक्षण और भूमिकम्प तथा उल्कापातादि उत्पात संघटित होते हैं अधिक क्या ? रात्रिकालके समय गीदड घरके ऑगनमें आन कर घोर हृदयको क्षोभित करनेवाले दारुणशब्दसे रोते है ॥ १५ ॥ अनेक ककलास ( गिरगिट ) घरघरमें भ्रमण करते फिरते है और अनेकानेक अंग फडकना इत्यादि सब अमंगल लक्षण सदाही प्रकाशित होते है॥ १६॥व्यासजीने कहा हे राजन् ! उनके यह वचन सुनकर देवराज इन्द्र अत्यन्त चिन्तायुक्त हुए और सुर गुरु बृहस्पतिजीको बुलाकर पूँछने लगे ॥ १७ ॥ इन्द्र बोले हे भगवन् ! घोरतर सब अनिष्ट प्रकाशित होते हैं दारुण पवन चलता है और आकाशसे केश समूह गिरतेहै यह सब क्या है?॥ १८॥हे महाभाग ! आप बुद्धिमान् शास्त्रके जाननेवाले देवतागणोके गुरु विशेषकर सर्वज्ञ और विघ्ननाश करनेके सब उपाय जानते है ॥ १९॥अतएव आप शत्रुके विनाश करनेवाली शान्तिका अनुष्ठान कीजिये जिससे मुझे दुःख न हो सो करो॥ २०॥बृहस्पतिजीने कहा हे सहस्रलोचन ! मैं क्या करूं

एवंविधानिदेवेशभूकपोलकादयस्तथा ॥ गोमायवोरुदंतिस्मनिशायांभवनांगणे ॥ १५ ॥ सरटानांचजालानिप्रभवंतिगृहेगृहे ॥ अंगप्रस्फुरणादीनिदुर्निमित्तानिसर्वशः ॥ १६ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितेषांवचःश्रुत्वाचिंतामापसुरेश्वरः ॥ बृहस्पतिंसमाहूयपप्रच्छचमनोगतम् ॥ १७ ॥ इंद्रउवाच ॥ ब्रह्मन्किमुतघोराणिनिमित्तानिभवंतिवै॥वाताश्चदारुणावांतिप्रपतंत्यलकाःखतः॥ १८॥ सर्वज्ञोऽसिमहाभागसमर्थोविघ्ननाशने॥ बुद्धिमाञ्छास्त्रतत्त्वज्ञोदेवतानांगुरुस्तथा ॥ १९ ॥ कुरुशांतिंविधानज्ञशत्रुक्षयविधायिनीम् ॥ यथामेनभवेद्दुःखंतथाकार्यंविधीयताम् ॥२०॥ बृहस्पतिरुवाच ॥ किंकरोमिसहस्राक्षत्वयाऽद्यदुष्कृतंकृतम् ॥ अनागसंमुनिंहत्वाकिंफलंसमुपार्जितम् ॥२१॥ अत्युग्रंपुण्यपापानांफलंभवति सत्वरम् ॥ विचार्यखलुकर्तव्यंकार्यंतद्भूतिमिच्छता ॥२२॥ परोपतापनंकर्मनकर्तव्यंकदाचन ॥ नसुखंविंदतेप्राणीपरपीडापरायणः ॥२३॥ मोहाल्लोभाद्ब्रह्महत्याकृताशक्रत्वयाऽधुना ॥ तस्यपापस्यसहसाफलमेतदुपागतम् ॥ २४ ॥ अवध्यःसर्वदेवानांजातोऽसौवृत्रसंज्ञकः ॥ हंतुंत्वांससमायातिदानवैर्बहुभिर्वृतः ॥ २५ ॥ आयुधानिचसर्वाणिवज्रतुल्यानिवासव ॥ त्वष्ट्रादत्तानिदिव्यानिगृहीत्वासमुपस्थितः ॥ २६ ॥ समागच्छतिदुर्धर्षोरथारूढःप्रतापवान् ॥ देवेंद्रप्रलयंकुर्वन्नास्यमृत्युर्भविष्यति ॥ २७ ॥

तुमने पहले अत्यन्त पापकर्म किया है उननिरपराध मुनिको मारकर तुमने अतिकुत्सितफल उपार्ज्जन किया है ॥ २१ ॥ अत्यन्त उग्र पाप और पुण्यका फल शीघ्रही फलता है. अतएव कल्याणकी कामना करनेवालोको विचारकरही कर्म करना चाहिये ॥ २२॥ जिससे दूसरेको अतिसंताप हो इसप्रकारका कर्म कभी करना उचित नहीं है जो प्राणी दूसरेको दुःख देनमें रत है वे कभी सुखलाभ नहीं करसक्के॥ २३॥हे शक्र ! तुमने उस समय लोभ और मोहके वशीभूत होकर ब्रह्महत्या की है उसी पाप का यह फल सहसा आनकर उपस्थित हुआ है॥ २४॥हे सुरराज!इस वृत्रासुरनामक असुरने सब देवतागणोंसे अवध्य हो जन्म ग्रहण किया है वह दुर्द्धर्ष असुरवर अनेक दानवगणोंसे परिवृत हो और विश्वकर्माके दियेहुए वज्रके समान सब दिव्य अस्त्र ग्रहणकर ॥ २५ ॥ २६ ॥ रथपर चढ तुम्हारे मारनेकी मानो प्रलयकाल

उपस्थित करता हुआ आरहाहै इनतीनों लोकोंमें उसको मारसके ऐसाकोई नहीं है अतएव इसकी मृत्युभी नहीं होगी॥ २७॥बृहस्पतिजी इसप्रकार कहही रहेथे कि इसी समयमे एक महाकोलाहल शब्द उठा इस समय गन्धर्व, किन्नर, यक्ष, तपोधन, मुनिगण ॥ २८ ॥ और अन्यान्य सब अमरगण अपने २ घरको छोड भागने लगे देवराज इन्द्र सुरगणोंको भागता हुआ देखकर अत्यन्त चिन्तायुक्त हुए ॥२९ ॥ और तत्काल सब सेनाका उद्योग करनेके निमित्त सब सेवकगणों को आज्ञा देकर कहा कि, तुम वसुगण, रुद्रगण दोनों अश्विनीकुमार आदित्यगण ॥ ३०॥ पूषा, भग, वायु, कुबेर, वरुण और यम इत्यादि सुरगणोंको बुला लाओ शत्रु प्रायःउपस्थित हुआ है अतएव वे देवतागण अपने अपने आयुध ले विमानोंपर चढकर शीघ्र इस स्थानमें आवें ॥ ३१॥ शीघ्र आवें शत्रु आचुका है अमरराज इन्द्र इसप्रकार आज्ञा दे गजराजपर चढ ॥ ३२ ॥ सुरगुरुको आगे कर अपने घरसे निकले । इसी प्रकार सम्पूर्ण देवतागणभी अपने अपने वाहनोंपर चढ ॥ ३३ ॥ युद्धके निमित्त कृतसंकल्प हो अपने अपने अस्त्र शस्त्रसे लेकर चले इधर वृत्रासुरभी दानवोंसे परिवृत हो मानससरोवरके उत्तर स्थित ॥ ३४ ॥ वृक्षोंकी कतारसे शोभायमान मनोहर पर्व्वतमें आनकर उपस्थित हुआ हे राजन् । यहमनोहर स्थानही देवतागणोंका निवासस्थान था इन्द्र भी बृहस्पतिजीको आगेकर देवतागणोंके सहित मानससरोवरके उत्तर स्थित उसी पर्व्वतमे उपस्थित हुए वहां इन्द्र और वृत्र संग्राम करने लगे ॥ ३५ ॥ ३६ ॥ उस स्थानमे वृत्रासुर और इन्द्रका—गदा, असि, परिघ, पाश, बाण, शक्ति और परशु इत्यादिसे दारुण युद्ध होने लगा, नियतात्मा ऋषिगणो और मनुष्योंको भय देनेवाला घोरतर वह संग्राम मनुष्योंके परिमाणसे सौ वर्षतक हुआ था तदनन्तर प्रथम वरुण फिर वायुगण ॥ ३७ ॥ ३८ ॥

कोलाहलस्तदाजातस्तथाब्रुवतिवाक्पतौ ॥ गंधर्वाःकिन्नरायक्षामुनयश्चतपोधनाः ॥ २८ ॥ सदनानिविहायैवाऽमराःसर्वेपलायिताः ॥ तद्दृष्ट्वामहदाश्चर्यंशक्रश्चिंतापरायणः ॥ २९ ॥ आज्ञापयामासतदासेनोद्योगायसेवकान् ॥ आनयध्वंवसून्रुद्रानश्विनौचदिवाकरान् ॥ ३० ॥ पूषणंचभगंवायुंकुबेरंवरुणंयमम् ॥ विमानेषुसमारुह्यसायुधाःसुरसत्तमाः ॥ ३१ ॥ समागच्छंतुतरसाशत्रुरायातिसांप्रतम् ॥ इत्याज्ञाप्यसुरपतिःसमारुह्यगजोत्तमम् ॥ ३२ ॥ बृहस्पतिंपुरोधायनिर्गतोनिजमंदिरात् ॥ तथैवत्रिदशाःसर्वेस्वंस्वंवाहनमास्थिताः ॥ ३३ ॥ युद्धायकृतसंकल्पानिर्ययुःशस्त्रपाणयः ॥ वृत्रोऽथदानवैर्युक्तःसंप्राप्तोमानसोत्तरम्॥ ३४ ॥ पर्वतंदेवतावासंरम्यंपादपशोभितम् ॥ इंद्रोप्यागत्यसंग्रामंचकारमानसोत्तरे ॥ ३५ ॥ पर्वतेदेवतायुक्तोवाचस्पतिपुरःसरः ॥ तत्राऽभूदारुणंयुद्धंवृत्रवासवयोस्तदा ॥ ३६ ॥ गदासिपरिघैःपाशैर्बाणैःशक्तिपरश्वधैः॥मानुषेणप्रमाणेनसंग्रामःशरदांशतम् ॥ ३७ ॥ बभूवभयदोनृणामृषीणांभावितात्मनाम्॥वरुणःप्रथमंभग्नस्ततोवायुगणःकिल॥३८॥

इसके उपरान्त यम, विभावसु और इन्द्र इस प्रकार क्रमानुसार सबही रणमें पीठ दे भाग गये तब वृत्रासुर इन्द्र इत्यादि देवतागणोंको भागता हुआ देख ॥ ३९॥ आश्रमस्थित प्रसन्नचित्त पिताके निकट जाय प्रणामपूर्व्वक कहने लगा हे पितः ! मैंने आपकी आज्ञानुसार कार्य्यसाधन किया ॥ ४० ॥ इन्द्र इत्यादि सब देवता गणोंको संग्राममे पराजित किया है सिंहके निकटमे मृग और हाथीगण जिसप्रकार भागते हैं इसप्रकार वह सब अपने अपने स्थानोंको भाग गये॥ ४१॥मैंने देवराज इन्द्रका हाथी छीनलिया है वह पैरोंही भाग गये. हे भगवन्!मैं इस गजवर ऐरावतको ले आया हूं आप लीजिये॥ ४२॥हे पिता!डरेहुएको मारना अनुचित है,इस कारण मैंने उनको नहीं मारा इस समय आप आज्ञा कीजिये कि पुनर्व्वार आपका क्या अभीष्ट साधन करूं? ॥ ४३॥ सब देवतागण भयसे भीत और श्रमातुर हो

यमोविभावसुःशक्रःसर्वेतेनिर्गतारणात् ॥ पलायनपरान्दृष्ट्वादेवानिंद्रपुरोगमान्॥३९॥ वृत्रोऽपिपितरंप्रागादाश्रमस्थंमुदान्वितम् ॥ प्रणम्यप्राहत्वष्टारंपितुःकार्यंमयाकृतम् ॥ ४० ॥ देवाविनिर्जिताः सर्वेसेंद्राःसमरसंस्थिताः ॥ विद्रुतास्तेगताःस्थानंयथासिंहान्मृगागजाः ॥ ४१ ॥ इन्द्रःपदातिरगमन्मयाऽऽनीतोगजोत्तमः ॥ ऐरावतोयंभगवन्गृहाणद्विरदोत्तमम् ॥४२॥ नहतास्तेमयातस्मादयुक्तंभीतमारणम् ॥ आज्ञापयपुनस्तातकिंकरोमितवेप्सितम्॥४३॥ निर्जरानिर्गताःसर्वेभयभीताःश्रमातुराः ॥ इंद्रोऽप्यैरावतंत्यक्त्वाभयभीतःपलायितः॥४४॥व्यासउवाच॥ इतिपुत्रवचःश्रुत्वात्वष्टाप्राहमुदान्वितः॥पुत्रवानद्यजातोऽस्मिसफलंममजीवितम्॥४५॥त्वयाऽहंपावितःपुत्रगतोमेमानसोज्वरः ॥ निश्चलंमेमनोजातंदृष्ट्वावीर्यंतवाऽद्भुतम् ॥ ४६ ॥ शृणुवक्ष्याम्यहंपुत्रहितंतेऽद्यनिशामय ॥ तपःकुरुमहाभागसावधानःस्थिरासनः ॥४७॥ विश्वासोनैवकर्तव्यःकेषांचित्पाकशासनः ॥ शत्रुस्तेछलकर्ताऽस्तिनानाभेदविशारदः ॥४८॥ तपसाप्राप्यतेलक्ष्मीस्तपसाराज्यमुत्तमम् ॥ तपसाबलवृद्धिःस्यात्संग्रामेविजयस्तथा ॥ ४९ ॥ आराध्यद्रुहिणंदेवंलब्ध्वावरमनुत्तमम् ॥ जहिशक्रंदुराचारंब्रह्महत्यासमावृतम् ॥ ५० ॥

संग्रामस्थलसे भाग गये अधिक क्या इन्द्रभी भीत और संत्रस्तहो ऐरावतको छोड भागगये॥ ४४॥व्यासजीने कहा हे राजन्! विश्वकर्म्मा उस पुत्रका यह वचन सुन प्रसन्न चित्त हुए और कहने लगे कि, आज मै यथार्थ पुत्रवान् हुआ और मेराजीवन भी सफल हुआ ॥ ४५॥ हे पुत्र ! तुमने आज मुझको पवित्र किया. इस समय अब मेरा चित्तरूपी ज्वर दूर हुआ. तुम्हारा अद्भुतवीर्य्य देखकर मेरा मनभी स्थिर हुआ॥ ४६॥हे वत्स ! मैं इससमय जो कहता हूं वह मनलगाकर सुनो. हे महाभाग तुम सावधान हो स्थिर आसनपर बैठकर तपस्या करो॥ ४७॥तुम कभी किसीका विश्वास नहीं करना क्योकि छलका ढूंढनेवाला वेदविशारद इन्द्र तुम्हारा प्रधान शत्रु विद्यमान है॥ ४८॥हे पुत्र ! तपस्या साधारणवस्तु नहीं है तपस्यासे लक्ष्मी,उत्तम राज्य, बलकी वृद्धि और संग्राममें विजय प्राप्त होती है॥ ४९॥अतएव तुम हिरण्यगर्भकी

आराधना कर उत्तम वरलाभ करनेपर ब्रह्महत्या पापयुक्त दुराचारी इन्द्रका संहार करो ॥ ५० ॥ सावधान और स्थिरही कल्याणके देनेवाले विधाताका भजन
करो तो चतुरानन संतुष्ट हो तुमको इच्छानुसार वर देंगे ॥५१॥ तुम पहले अप्रमितप्रभावयुक्त विश्वयोनि विधाताको संतुष्ट कर अमरत्वलाभ करनेपर उस अपराध
करनेवाले शत्रुका संहार करो ॥ ५२ ॥ हे पुत्र ! पुत्रहत्याजनित वैरभाव मेरे मनमें सदाही विद्यमान रहता है इस कारण मै सुखसे नहीं सो सक्ता और किसीप्रकार
मुझको शान्तिलाभ नहीं होसक्ती॥५३॥ पापिष्ठ इन्द्रने मेरे तपस्वीपुत्रको निरपराध मारा है. हे वृत्र ! मै तुमको और क्या विदित करूं. मैं दुःख सागरमे निमग्न हुआ
हूं इस समय तुम मुझको उद्धार करो ॥ ५४ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! वृत्रासुर पिताके वह वचनसुनकर क्रोधयुक्त हुआ और उनकी आज्ञा ग्रहण
कर तपस्याका अनुष्ठान करनेके निमित्त प्रसन्न चित्तसे चला गया ॥५५॥ अनन्तर उस गन्धमादनपर्व्वतपर जाय कल्याणदायिनी पुण्यप्रद मंदाकिनीमे स्नान कर

सावधानःस्थिरोभूत्वादातारंभजशंकरम् ॥ वांछितंसवरंदद्यात्संतुष्टश्चतुराननः ॥५१॥ तोषयित्वाविश्वयोनिंब्रह्माणममितौजसम् ॥ अविना
शित्वमासाद्यजहिशक्रंकृतागसम् ॥ ५२ ॥ वैरंमनसिमेपुत्रवर्ततेसुतघातजम् ॥ नशांतिमनुगच्छामिनस्वपामिसुखेनह ॥ ५३॥ तापसोमेहतः
पुत्रोनिरागाःपाप्मनायतः ॥ नाविंदामिसुखंवृत्रत्वंमामुद्धरदुःखितम् ॥ ५४ ॥ व्यासउवाच ॥ तदाकर्ण्यपितुर्वाक्यंवृत्रःक्रोधयुतस्तदा ॥
आज्ञामादायचपितुर्जगामतपसेमुदा ॥ ५५ ॥ गंधमादनमासाद्यपुण्यांदेवधुनींशुभाम् ॥ स्नात्वाकुशासनंकृत्वासंस्थितश्चस्थिरासनः ॥५६॥
त्यक्त्वान्नंवारिपानंचयोगाभ्यासपरायणः ॥ ध्यायन्विश्वसृजंचित्तेसोपविष्टःस्थिरासने ॥ ५७ ॥ मघवातंतपस्यंतंज्ञात्वाचिंतातुरोह्यभूत् ॥
गंधर्वान्प्रेषयामासविघ्नार्थंपाकशासनः ॥ ५८ ॥ यक्षांश्चपन्नगान्सर्पान्किन्नरानमितौजसः ॥ विद्याधरानप्सरसोदेवदूताननेकशः ॥ ५९ ॥
उपायास्तैःकृताःसम्यक्तपोविघ्नायमायिभिः ॥ नचचालततोध्यानात्त्वाष्ट्रःपरमतापसः ॥ ६० ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कंधे
तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ व्यासउवाच ॥ निर्गतास्तेपरावृत्तास्तपोविघ्नकराःसुराः ॥ निराशाःकार्यसंसिद्धौचैतंदृष्ट्वादृढचेतसम् ॥ १ ॥

तपस्या करनेके निमित्त स्थिर आसन बनाय कुशासनपर बैठा।५६॥क्रमानुसार अन्नभोजन और जलपान छोडकर योगाभ्यासमें निरत हो स्थिर आसनपर बैठ निरन्तर
विश्वस्रष्टा प्रजापतिका ध्यान करने लगा॥५७॥इधर देवराज इन्द्र वृत्रासुरको तपस्यामें निरत जानकर अत्यन्त चिन्तायुक्त हुए और उसकी तपस्यामें विघ्न करनेके नि
मित्त अमितप्रभावयुक्त गन्धर्व॥५८॥यक्ष, पन्नग, किन्नर, विद्याधर, अप्सरा और अन्यान्य देवतागणोंके दूतोंको भेज दिया॥५९॥वह मायावी गन्धर्व इत्यादि
देवयोनि तपस्यामें विघ्न करनेके निमित्त अनेक उपायसे अनेक प्रकारकी चेष्टाऔर यत्न करने लगे किन्तु परमतपस्वी त्वष्टाका पुत्र अपने ध्यानयोगसे किसीप्रकार विचलित
न हुआ॥६०इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः॥ ३ ॥व्यासजीने कहा हे महाराज।वृत्रासुरको दृढचित्त देखकर तपस्यामें विघ्न करने

वाले देवतागण कार्य्यसिद्धिके विषयमें निराश होगये और वहांसे निकलकर पुनर्वार अपने अपने स्थानको चलेआये॥ १॥ अनन्तर सौ वर्ष पूर्ण होनेपर लोकपिता मह चतुरानन ब्रह्माजीने हंसपर चढ उस स्थानमें॥ २॥आनकर कहा हे वृत्रासुर ! तुम सुखी होओ इससमय ध्यान त्यागकर वरकी प्रार्थना करो मै तुमको इच्छानु सार वरदूंगा॥ ३॥ हे वत्स ! तपस्यासे तुम्हारा देह अत्यन्त क्षीण होगयाहै तुम्हारी इस उत्कट तपस्याको देखकर मै इससमय अत्यन्त संतुष्ट हुआहूं तुम्हारा कल्याण हो इससमय अभिलषित वरकी प्रार्थना करो ॥ ४॥व्यासजीने कहा हे राजन्! वृत्रासुर जगत्कर्त्ता ब्रह्माके अत्यन्त स्पष्टाक्षरयुक्त अमृतकी समान भरेहुए वचन सुन कर योगपरित्याग आनन्दके आँसू गिराता हुआ सहसा खडाहोगया॥ ५॥ तब ब्रह्माजीके सामने जाय विनय सहित मस्तक झुकाय उनके दोनोंचरणोंमें प्रणामकिया

जातेवर्षशतेपूर्णेब्रह्मालोकपितामहः ॥ तत्राऽऽजगामतरसाहंसारूढश्चतुर्मुखः ॥ २ ॥ आगत्यतमुवाचेदंत्वप्टृपुत्रसुखीभव ॥ त्यक्त्वाध्यानंवरं ब्रूहिददामितववांछितम् ॥ ३ ॥ तपसातेऽद्यतुष्टोऽस्मित्वांदृष्ट्वाचाऽतिकर्शितम् ॥ वरंवरयभद्रंतेमनोभिलषितंतव ॥४॥ व्यासउवाच ॥ वृत्र स्तदाऽतिविशदांपुरतोनिशम्यवाचंसुधासमरसांजगदेककर्तुः ॥ संत्यज्ययोगकलनांसहसोदतिष्ठत्संजातहर्षनयनाश्रुकलाकलापः ॥ ५ ॥ पादौप्रणम्यशिरसाप्रणयाद्विधातुर्बद्धांजलिःपुरतएवसमाससाद ॥ प्रोवाचतंसुवरदंतपसाप्रपन्नंप्रेम्णाऽतिगद्गदगिराविनयेननम्रः ॥ ६ ॥ प्राप्तं मयासकलदेवपदंप्रभोऽद्ययद्दर्शनंतवसुदुर्लभमाशुजातम् ॥ वाञ्छाऽस्तिनाथमनसिप्रवणेदुरापातांप्रब्रवीमिकमलासनवेत्सिभावम् ॥ ७ ॥ मृत्युर्माभवतुमेकिललोहकाष्ठशुष्कार्द्रवंशनिचयैरपरैश्चशस्त्रैः ॥ वृद्धिंप्रयातुममवीर्यमतीवयुद्धेयस्माद्भवामिसबलैरमरैरजेयः ॥ ८ ॥ व्या सउवाच ॥ इत्थंसंप्रार्थितोब्रह्मातमाहप्रहसन्निव ॥ उत्तिष्ठगच्छभद्रंतेवांछितंसफलंसदा ॥९॥ नशुष्केणनचाऽऽर्द्रेणनपाषाणेनदारुणा ॥ भवि ष्यतिनतेमृत्युरितिसत्यंब्रवीम्यहम् ॥ १० ॥

और विनयनम्र हो तथा हाथ जोड उन तपस्यासे प्रसन्न वरप्रद ब्रह्माजीसे गद्गद वचन कहनेलगा॥ ६॥हे प्रभो ! आपका दुर्लभ दर्शन प्राप्त करतेही अब मुझको सब देवताओंका पद प्राप्त हुआ. हे कमलासन ! मेरे मनमें एक दुष्पूरणीय वासना उपस्थित रहतीहै आप सर्व्वज्ञहै सबही जान सक्ते हैं तथापि मैं उसको कहता हूं सुनिये ॥ ७॥हे नाथ! लोहा काष्ठ, सूखी या गीली वस्तु और वांस तथा अन्यान्य शस्त्रसमूह द्वारा मेरी मृत्यु नहीं हो और युद्धमें मेरी वीरता अत्यन्त वृद्धिको प्राप्तहो और मैं सम्पूर्ण सब देवतागणोंसे अजय होऊं ॥ ८ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! जब वृत्रासुरने ब्रह्माके निकट इसप्रकार प्रार्थनाकरी तब कमलासन कुछेक हँसते बोले हे वत्स ! उठकर इच्छानुसार स्थानमें जाओ तुम्हारा मंगलहो॥ तुमने जो प्रर्थना की वह तुम्हारा मनोरथ सर्वदाही सफलहोगा सूखी वा गीली वस्तुसे

अथवा पत्थर तथा अन्यान्य काष्टादि द्वारा तुम्हारी मृत्यु नहीं होगी यह मैंने तुम्हारे निकट सत्यही कहा है ॥९॥१०॥प्रजापति वृत्रासुरको इसप्रकार वरदेकर ब्रह्म लोकको चलेगये । वृत्रासुरभी वर प्राप्तकर प्रसन्नहो घरको चलागया ॥११॥ अनन्तर वृत्रासुरने पिताके निकट इस वरप्राप्त करनेकी वार्त्ता निवेदनकी विश्वकर्म्मा पुत्रके वरप्राप्तकरनेकी वार्त्ता सुन प्रसन्न सन्तुष्ट होकर कहने लगे ॥ १२ ॥ हे महाभाग ! तुम्हारा मंगलहो तुम मेरे परमशत्रु शतक्रतुको मारो उस त्रिशिराकेमारने वाले पापात्मा इन्द्रको मारकर फिर इस स्थानमे आओ ॥१३॥ तुम संग्रामजीत देवताओंके अधीश्वर होकर मेरी पुत्रजनित अत्यन्त मनोव्यथा दूरकरो ॥१४॥ पिता जब जीवित हो तब उनकी आज्ञा पालन, मृत्युदिवस श्राद्धदिनमें भोजनदान और गयामें पिण्डदान इन तीन कार्य्योंसेही पुत्रका पुत्रत्व होता है ॥ १५ ॥ अतएव हे पुत्र ! तुम मेरे वचनकी रक्षा करके मेरा दुःख दूर करनेमें यत्नवान् होओ तुम निश्चयही जानो कि, त्रिशिरा मेरे मनसे कभी दूर नहीं होता ॥ १६ ॥

इतिदत्त्वावरंब्रह्माजगामभुवनंपरम् ॥ वृत्रस्तुतंवरंलब्ध्वामुदितःस्वगृहंययौ ॥ ११ ॥ शशंसपितुरग्रेतद्वरदानंमहामतिः ॥ त्वष्टातुमुदितःप्राप्तं पुत्रप्राप्तवरंतदा ॥ १२ ॥ स्वस्तितेस्तुमहाभागजहिशक्रंरिपुंमम ॥ हत्वागच्छत्रिशिरसोहंतारंपापसंयुतम् ॥ १३ ॥ भवत्वंत्रिदशाधीशःसंप्राप्यविजयंरणे ॥ ममाधिंछिंधिविपुलंपुत्रनाशसमुद्भवम् ॥ १४ ॥ जीवतोवाक्यकरणात्क्षयाहेभूंरिभोजनात् ॥ गयायांपिंडदानाच्चत्रिभिःपुत्रस्यपुत्रता ॥ १५ ॥ तस्मात्पुत्रममाऽत्यर्थदुःखंनाशितुमर्हसि ॥ त्रिशिराममचित्तात्तुनाऽपसर्पतिकर्हिचित् ॥ १६ ॥ सुशीलःसत्यवादीचतापसोवेदवित्तमः ॥ अपराधंविनातेननिहतःपापबुद्धिना ॥ १७ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वावृत्रःपरमदुर्जयः ॥ रथमारुह्यतरसानिर्जगामपितुर्गृहात् ॥ १८ ॥ रणदुंदुभिनिर्घोषंशंखनादंमहाबलम् ॥ कारयित्वाप्रयाणंसचकारमदगर्वितः ॥ १९ ॥ निर्ययौनयसंयुक्तःसेवकान्नितिसंवदन् ॥ हत्वाशक्रंग्रहीष्यामिसुरराज्यमकंटकम् ॥ २० ॥ इत्युक्त्वानिर्जगामाऽऽशुस्वसैन्यपरिवारितः ॥ महतासैन्यनादेनभीषयन्नमरावतीम् ॥ २१ ॥ तमागच्छंतमाज्ञायतुराषाडपिसत्वरः ॥ सेनोद्योगंभयत्रस्तःकारयामासभारत ॥ २२ ॥

वह त्रिशिरा सुशील सत्यवादी तपस्वी और वेदके जाननेवालोंमें अग्रगण्यथा. हाय! मेरे उसी गुणवान् प्रियपुत्रको पापबुद्धि इन्द्रने विना अपराधही माराहै॥१७॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! वह अत्यन्त दुर्ज्जय वृत्रासुर उनका यह वचन सुन रथपर चढकर शीघ्र पिताके घरसे निकला॥१८॥उसमदसे गर्वित असुरने जब अपनी महती सेनाके सहित रणके उद्देशसे गमन किया तब रणदुन्दुभिका शब्द और शंखनाद होनेलगा ॥१९॥ वह नीतिसम्पन्न वृत्रासुर चलनेके समय अपनी सेनासे कहनेलगा आज देवताओंके राजा इन्द्रको मारकर अकण्टक देवताओंका राज्य ग्रहण करूंगा॥२०॥हे राजन् ! असुरराज यह कह सैन्यसमूहसे परिवृतहो महान् सेनाके शब्दसे अमरावतीको भयउत्पन्न करताहुआ शीघ्रनिकला॥२१॥ हे भारत! देवराज इन्द्र उसको आताहुआ जानभयसे संत्रस्तहो शीघ्र सेनागणोंका



०भा०
१० ॥

उद्योग करके कहनेलगे ॥ २२ ॥ और शीघ्रही सब लोकपालगणोंको बुलाय युद्धके निमित्त प्रेरणाकर स्थिति करनेलगे ॥ २३ ॥ वह महाद्युति शत्रुतापन पाकशासन ( इन्द्र ) गृध्रव्यूह ( गृध्रपक्षीके समान सेनाविशेष ) बनाय अवस्थिति करने लगे. इधर शत्रुओंका मारनेवाला वृत्रासुर वेगसहित आय उसी स्थानमे उपस्थित हुआ ॥२४॥ इसके उपरान्त देवता और दानवोंका तुमुल संग्राम आरंभ हुआ विजयकी इच्छा करनेवाले वृत्रासुर और इन्द्र घोरयुद्ध करने लगे॥ २५॥ इसप्रकार उस भयंकर युद्धकी अग्निको प्रदीप्त हुआ देख देवतागण विमर्ष और दैत्यगण हर्षको प्राप्तहुए ॥ २६ ॥ देवता और दैत्यगण तोमर, भिन्दिपाल, खड्ग, परशु, पट्टिश इत्यादि अपने अपने शस्त्रोंसे प्रहार करनेलगे ॥२७॥ इसीप्रकार दारुण लोमहर्षण युद्ध उपस्थित हुआ. क्रोधयुक्त वृत्रासुरने इन्द्रको सहसा ग्रहण

सर्वानाहूयतरसालोकपालानरिंदमः ॥ युद्धार्थंप्रेरयन्सर्वान्व्यरोचतमहाद्युतिः ॥ २३ ॥ गृध्रव्यूहंततःकृत्वासंस्थितःपाकशासनः ॥ तत्राऽऽजगामवेगात्तुवृत्रःपरबलार्दनः ॥ २४ ॥ देवदानवयोस्तावत्संग्रामस्तुमुलोऽभवत् ॥ वृत्रवासवयोःसंख्येमनसाविजयैषिणोः ॥ २५ ॥ एवंपरस्परंयुद्धेसंदीप्तेभयदेभृशम् ॥ आकुलंदेवताःप्रापुर्दैत्याश्चपरमांमुदम् ॥ २६ ॥ तोमरैर्भिंदिपालैश्चखड्गैःपरशुपट्टिशैः ॥ जघ्नुःपरस्परं देवदैत्याःस्वस्ववरायुधैः ॥ २७ ॥ एवंयुद्धेवर्तमानेदारुणेलोमहर्षणे ॥ शक्रंजग्राहसहसावृत्रःक्रोधसमन्वितः ॥ २८ ॥ अपावृत्यमुखेक्षिप्त्वास्थितोवृत्रःशतक्रतुम् ॥ मुदितोभून्महाराजपूर्ववैरमनुस्मरन् ॥२९॥ शक्रेग्रस्तेऽथवृत्रेणसंभ्रांतानिर्जरास्तदा॥ चुक्रुशुःपरमार्तास्तेहाशक्रेतिमुहुर्मुहुः॥३०॥ अपावृतंमुखेशक्रंज्ञात्वासर्वेदिवौकसः ॥ बृहस्पतिंप्रणम्योचुर्दीनाव्यथितचेतसः ॥ ३१ ॥ किंकर्तव्यंद्विजश्रेष्ठत्वमस्माकंगुरुःपरः ॥ शक्रोग्रस्तस्तुवृत्रेणरक्षितोदेवतांतरैः ॥ ३२ ॥ विनाशक्रेणकिंकुर्मःसर्वेहीनपराक्रमाः ॥ अभिचारंकुरुविभोसत्वरःशक्रमुक्तये ॥ ३३ ॥

करलिया ॥२८॥ और कवच तथा वस्त्रादि आवरणरहित कर मुखमें डाल ग्रासपूर्वक पहलेकी शत्रुता स्मरणकर अत्यन्त प्रसन्नचित्तसे स्थिति करनेलगा ॥२९॥ वृत्रासुरके इन्द्रका ग्रास करनेपर दवतागण अत्यन्त संत्रस्त और कातर हो हा इन्द्र ! हा इन्द्र ! कह वारंवार चीत्कार करने लगे ॥ ३० ॥ देवतागण इन्द्रको कवचादिरहित और वृत्रासुरके मुखमें स्थित जानकर दीन और व्यथितमन हो बृहस्पतिजीको प्रणामकर कहनेलगे ॥ ३१ ॥ हे द्विजेन्द्र ! आप हमारे परमगुरु है, इससमय क्या कर्त्तव्य है ? देवतागणोंकी रक्षा करनेपरभी वृत्रासुरने इन्द्रको ग्रास किया है ॥ ३२ ॥ हम सभी हीनपराक्रमहै अतएव हम इन्द्रके विना क्या करेंगे ? हे विभो ! आप इन्द्रको छुडानेका शीघ्र विचार कीजिये ॥ ३३ ॥ बृहस्पतिजीने कहा हे देवतागणो ! देवराज इन्द्र वृत्रासुरके मुखमें पडे है वृत्रासुरने

उनको अवसन्न किया हैं किन्तु वह जीवित रहकर भी शत्रुके कोष्ठमें स्थित हैं अतएव जीवितावस्थामें निकालनेकी चेष्टा करनाही उचित है ॥ ३४ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन्! देवराज इन्द्रको उस अवस्थामें देखकर देवतागण अत्यन्त चिन्तातुर हुए और शीघ्र इन्द्रको छुडानेके निमित्त भलीभाँति विचारपूर्वक यत्न करनेलगे ॥ ३५ ॥ अनन्तर उन्होंने महासत्त्वसम्पन्न वैरिविनाशिनी जँभाईको उत्पन्न किया तब वृत्रासुरको जँभाईलेनेपर उसका मुख खुलगया ॥ ३६ ॥ और बलविनाशन इन्द्र उसी अवकाशमें अपने सम्पूर्ण अंग सकोडकर जँभाई लेतेहुए वृत्रासुरके मुखसे निकलपडे ॥ ३७ ॥ हे महाराज! जबहीसे जँभाई लोकके बीच प्राणीगणोंके देहमें स्थित रहती है, तदनन्तर देवतागण इन्द्रको निकलाहुआ देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुए ॥ ३८ ॥ इसप्रकार इन्द्रके निकलनेपर

बृहस्पतिरुवाच ॥ किंकर्तव्यंसुराःक्षिप्तोमुखमध्येऽस्तिवासवः ॥ वृत्रेणोत्सादितोजीवन्नस्तिकोष्ठांतरेरिपोः ॥ ३४ ॥ व्यासउवाच ॥ देवाश्चिंतातुराःसर्वेतुरासाहंतथाकृतम् ॥ दृष्ट्वाविमृश्यतरसाचक्रुर्यत्नंविमुक्तये ॥ ३५ ॥ असृजंतमहासत्त्वांजृंभिकांरिपुनाशिनीम् ॥ ततोविजृंभमाणः सव्यावृतास्योबभूवह ॥ ३६ ॥ विजृंभमाणस्यततोवृत्रस्याऽऽस्यादवापतत् ॥ स्वान्यंगान्यपिसंक्षिप्यनिष्क्रांतोबलसूदनः ॥ ३७ ॥ ततः प्रभृतिलोकेषुजृंभिकाप्राणिसंस्थिता ॥ जहृषुश्चसुराःसर्वेशक्रंदृष्ट्वाविनिर्गतम् ॥ ३८ ॥ ततःप्रववृतेयुद्धंतयोर्लोकभयप्रदम् ॥ वर्षाणामयुतंयावद्दारुणंलोमहर्षणम् ॥३९॥ एकतश्चसुराःसर्वेयुद्धायसमुपस्थिताः ॥ एकतोबलवांस्त्वाष्ट्रःसंग्रामेसमवर्तत ॥ ४० ॥ यदाव्यवर्धतरणेवृत्रोवरमदावृतः ॥ पराजितस्तदाशक्रस्तेजसातस्यधर्षितः ॥४१॥ विव्यथेमघवायुद्धेततःप्राप्यपराजयम् ॥ विषादमगमन्देवादृष्ट्वाशक्रंपराजितम् ॥४२॥ जग्मुस्त्यक्त्वारणंसर्वेदेवाइंद्रपुरोगमाः ॥ गृहीतं देवसदनंवृत्रेणागत्यरंहसा ॥ ४३ ॥

फिर वृत्रासुर और इन्द्रका १०००० वर्ष पर्यन्त दारुण लोमहर्षण भयंकर संग्राम हुआ ॥ ३९ ॥ इधर सम्पूर्ण देवतागण युद्धको उपस्थित हुए, उधर विपुलविक्रम त्वष्टृनन्दन वृत्रासुर संग्राम करनेलगा ॥ ४० ॥ वृत्रासुर जब वरके मदसे मत्त हो रणमें वर्द्धित हुआ तब इन्द्र उसके तेजसे धर्षित हो पराजित हुए ॥ ४१ ॥ अनन्तर देवराज इन्द्र युद्धमें हारकर अतिव्यथित हुए, देवतालोगभी उनको हाराहुआ देखकर अत्यन्त विषादको प्राप्त हुए ॥ ४२ ॥ जब इन्द्र इत्यादि सब देवतागण रणको त्यागकर भागगये तब वृत्रासुरने शीघ्र जाकर त्रिदशालयपर अधिकार



०भा० ११ ॥

करलिया ॥ ४३ ॥ वह दानवप्रवर वलपूर्वक सब देवोद्यान भोग करनेलगा और गजराज ऐरावतको भी लेलिया ॥४४॥ उस त्वष्टाके पुत्र वृत्रासुरने सब विमान और घोडोमें श्रेष्ठ उच्चैःश्रवा ॥ ४५ ॥ कामधेनु पारिजात अप्सरागण इत्यादि सब स्वर्गके रत्न ग्रहण करलिये ॥ ४६ ॥ इधर सम्पूर्ण देवता स्थानभ्रष्ट हो पर्वतके दुर्गमें वास करनेलगे, वह यज्ञके भागसे वञ्चित और सुरालयसे भ्रष्टहो अत्यन्त क्लेश भोगनेलगे ॥ ४७ ॥ वृत्रासुर देवताओंके राज्यको प्राप्त हो मदके गर्वसे गर्वित हुआ, विश्वकर्माभी उस समय अत्यन्त सुखी हो पुत्रके सहित आमोद करनेलगे॥ ४८॥हे भारत ! तदनन्तर देवता मुनिगणोके सहित मिलत हो अपने हितकर विषयकी परामर्श करनेलगे और क्या करना चाहिये इस विषयकी चिन्ता कर भयसे मोहित होगये ॥ ४९ ॥ अनन्तर देवता इन्द्रको संग ले कैलासाचलमें महा

देवोद्यानानिसर्वाणिभुंक्तेऽसौदानवोबलात् ॥ ऐरावतोऽपिदैत्येनगृहीतोऽसौगजोत्तमः ॥ ४४ ॥ विमानानिचसर्वाणिगृहीतानिविशांपते ॥ उच्चैःश्रवाहयवरोजातस्तस्यवशेतदा ॥ ४५ ॥ कामधेनुःपारिजातोगणश्चाप्सरसांतथा ॥ गृहीतंरत्नमात्रंतुतेनत्वष्टृसुतेनह ॥४६॥ स्थानभ्रष्टा सुराःसर्वेगिरिदुर्गेषुसंस्थिताः ॥ दुःखमापुःपरिभ्रष्टायज्ञभागात्सुरालयात् ॥ ४७ ॥ वृत्रःसुरपदंप्राप्यबभूवमदगर्वितः ॥ त्वष्टाऽतीवसुखंप्राप्य मुमोदसुतसंयुतः ॥ ४८ ॥ अमंत्रयन्हितंदेवामुनिभिःसहभारत ॥ किंकर्तव्यमितिप्राप्तेविचिंत्यभयमोहिताः ॥ ४९ ॥ जग्मुःकैलासमचलंसुराःशक्रसमन्विताः ॥ महादेवंप्रणम्योचुःप्रह्वाःप्रांजलयोभृशम् ॥ ५० ॥ देवदेवमहादेवकृपासिंधोमहेश्वर ॥ रक्षाऽस्मान्भयभीतांस्तुवृत्रेणाऽतिपराजितान् ॥ ५१ ॥ गृहीतंदेवसदनंतेनदेवबलीयसा ॥ किंकर्तव्यमतःशंभोब्रूहिसत्यंशिवाऽद्यनः ॥ ५२ ॥ किंकुर्मःक्वचगच्छामःस्थानभ्रष्टामहेश्वर ॥ दुःखस्यनाऽधिगच्छामोविनाशोपायमीश्वर ॥ ५३ ॥ साहाय्यंकुरुभूतेशव्यथिताःस्मकृपानिधे ॥ वृत्रंजहिमदोत्सिक्तवरदानबलाद्विभो ॥ ५४ ॥

देवके सामने गये और अत्यन्त विनीत तथा हाथ जोडकर उनके चरणोंमें प्रणाम करतेहुए कहनेलगे ॥ ५० ॥ हे देवदेव महादेव ! आप महेश्वर और करुणारसके अपाररुद्रस्वरूप है हम वृत्रासुरसे हारकर अत्यन्त डरे है आप हमारी रक्षा कीजिये ॥ ५१ ॥ हे शम्भो ! आप सबका मंगल करते है अतएव उस वलवान् दानवने स्वर्गका राज्य छीनलिया है इससमय हमको क्या करना चाहिये ? वह आप सत्य कहिये ॥ ५२ ॥ हे महेश ! हम स्थानभ्रष्ट होकर क्याकरैं कहांजायँ ? हमको तो दुःख दूरहोनेका कोई उपाय नहीं दीखता ॥ ५३ ॥ हे भूतभावन ! हम अत्यन्त व्यथितहुए है, आप हमारी सहायता कीजिये. हे दयामय ! वरदानके वलसे वह वृत्रासुर मदमत्त हुआ है, आप उसको मारिये ॥ ५४ ॥

शंकरने कहा हे देवतागणो ! हम ब्रह्माको आगेकर हरिके घर जाय उनके सहित उस दुर्वृत्त वृत्रासुरके वधकी चिन्ता करैंगे ॥ ५५ ॥ जनार्दन वासुदेव सब कार्योंमें समर्थ हैं. बलवान् छलज्ञ अत्यन्तबुद्धिमान् दयानिधि और सब जनोंके शरण देनेवाले है ॥ ५६ ॥ उन देवदेवके बिना कार्य्यसिद्धिकी संभावना नहीं है, अतएव सर्वकार्यसिद्धिके निमित्त हम सबको उसी स्थानमें जाना चाहिये ॥५७॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! इन्द्रादिदेवतागण शंकर और ब्रह्माके सहित इसप्रकार स्थिरकर सबही भगवान्के निवासमे जाय उन सर्वजन शरण्य भक्तवत्सल ॥५८॥जगद् गुरु हरिका वेदोक्त पुरुषसूक्तसे स्तव करने लगे ॥५९॥ तब वह कमलापति जगत्प्रभु जनार्दन उनके प्रत्यक्षहुए और देवतागणोंका सन्मानकर उनके संमुख स्थित हो कहनेलगे॥६०॥ हे लोकेशगण ! तुम शंकर और ब्रह्माकेसहित किसकारण

शिवउवाच ॥ ब्रह्माणंपुरतःकृत्वावयंसर्वेहरेःक्षयम् ॥ गत्वासमेत्यतंविष्णुंचिंतयामोवधोद्यमम् ॥ ५५ ॥ सशक्तश्चछलज्ञश्चबलवान्बुद्धिमत्तरः ॥ शरण्यश्चदयाब्धिश्चवासुदेवोजनार्दनः ॥ ५६ ॥ विनातंदेवदेवेशंनार्थसिद्धिर्भविष्यति ॥ तस्मात्तत्रचगंतव्यंसर्वकार्यार्थसिद्धये ॥ ५७ ॥ व्यासउवाच ॥ इतिसंचिंत्यतेसर्वेब्रह्माशक्रःसशंकरः ॥ जग्मुर्विष्णोःक्षयंदेवाःशरण्यंभक्तवत्सलम् ॥ ५८ ॥ गत्वाविष्णुपदंदेवास्तुष्टुवुःपरमेश्वरम् ॥ हरिंपुरुषसूक्तेनवेदोक्तेनजगद्गुरुम् ॥ ५९ ॥ प्रत्यक्षोभूज्जगन्नाथस्तेषांसकमलापतिः ॥ संमान्यचसुरान्सर्वानित्युवाच पुरःस्थितः ॥ ६० ॥ किमागताःस्मलोकेशाहरब्रह्मसमन्विताः ॥ कारणंकथयध्वंवःसर्वेषांसुरसत्तमाः ॥ ६१ ॥ व्यासउवाच ॥ इतिश्रुत्वाहरेर्वाक्यंनोचुर्देवारमापतिम् ॥ चिंताविष्टाःस्थिताःप्रायःसर्वेप्रांजलयस्तथा ॥६२॥इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेषष्ठस्कंधेचतुर्थोऽध्यायः॥४॥ व्यासउवाच ॥ तथाचिंतातुरान्वीक्ष्यसर्वान्सर्वार्थतत्त्ववित् ॥ प्राहप्रेमभरोद्भ्रांतान्माधवोमेदिनीपते ॥ १ ॥ विष्णुरुवाच ॥ किंमौनमाश्रिता यूयंब्रुवंतुकारणंसुराः ॥ सदसद्वाऽपियच्छ्रुत्वायतिष्येतन्निवारणे ॥ २ ॥

आये हो हे सुरसत्तमगण ! तुम्हारे आनेका क्या कारण है वह मुझसे कहो?॥६१॥व्यासजीने कहा हे महाराज ! देवता हरिके यह वचन सुनकर रमापतिसे कुछ न कहसके और प्रायः सबही चिन्तायुक्तहो हाथजोडे खडेरहे ॥ ६२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ व्यासजीने कहा हे राजेन्द्र ! सर्वार्थतत्त्वके जाननेवाले लक्ष्मीपति नारायण देवताओंको चिन्तातुर और अत्यन्तअनुगत देखकर उनसे कहनेलगे ॥१॥ हे सुरगण ! तुम मानभाव अवलम्बन क्यों कर रहे हो ? तुम मेरे पास किसकारण आए हो ? अब अच्छा हो अथवा बुरा हो शीघ्र कहो क्योंकि मै उसको सुनकर फिर तुम्हारे क्लेश दूर

करनेका यत्न करूंगा ॥ २॥ देवताओंने कहा हे प्रभो ! त्रिभुवनमें आपसे क्या छिपाहै ? आप सब कार्य जानते है तो किस कारण हमसे वारंवार पूंछते हैं॥ ३॥ पूर्व कालके समय आपने वामनरूप धारण कर तीन चरणोंसे त्रिभुवन आक्रमण किया था और बलिराजाको बांधकर इन्द्रको देवाधिकार दिया था ॥ ४ ॥ हे विभो! आपनेही दैत्यगणोंको मोहित कर अमृत हरण किया था और आपनेही उनको शमनभवनमे प्रेरण किया था. अतएव हे देव ! आपही देवताओंके सर्वप्रकार विपद् निवारण के एकभाव प्रभु रहे हैं ॥ ५ ॥ विष्णु देवताओंके यह वचन सुनकर कहनेलगे हे सुरगण ! भय नहीं है जिससे वह दैत्यवर विनष्ट होगा मुझको वही एक सर्व संमत उपाय विदित है. इस समय वही तुम्हारे निकट कहता हूं सुनो. हे देवताओ ! इससेही तुमको सुख प्राप्त होगा इसमें सन्देह नहीं ॥ ६ ॥ देखो

देवाऊचुः ॥ किमज्ञातंतवविभोत्रिषुलोकेषुवतते ॥ सर्ववेदभवान्कार्यंकिंपृच्छसिपुनःपुनः ॥ ३ ॥ त्वयापूर्वंबलिर्बद्धःशक्रोदेवाधिपःकृतः ॥ वामनंवपुरास्थायक्रांतंत्रिभुवनंपदैः ॥ ४ ॥ अमृतंत्वाहृतंविष्णोदैत्याश्चविनिपातिताः ॥ त्वंप्रभुःसर्वदेवानांसर्वापद्विनिवारणे ॥ ५ ॥ विष्णुरुवाच ॥ नभेतव्यंसुरवरावेद्म्युपायंसुसंमतम् ॥ तद्वधायप्रवक्ष्यामियेनसौख्यंभविष्यति ॥ ६ ॥ अवश्यंकरणीयंमेभवतांहितमात्मना ॥ बुद्ध्याबलेनचार्थेनयेनकेनच्छलेनवा ॥ ७ ॥ उपायाःखलुचत्वारःकथितास्तत्त्वदर्शिभिः ॥ सामादयःसुहृत्स्वेवदुर्हृदेषुविशेषतः ॥ ८ ॥ ब्रह्मणाऽस्यवरोदत्तस्तपसाराधितेनच ॥ दुर्जयत्वंचसंप्राप्तंवरदानप्रभावतः ॥ ९ ॥ अजेयःसर्वभूतानांत्वष्ट्रासमुपपादितः ॥ ततोबलेनवृद्धिंस प्राप्तःपरपुरंजयः ॥ १० ॥ दुःसाध्योऽसौसुराःशत्रुर्विनासामप्रतारणम् ॥ प्रलोभ्यवशमानेयोहंतव्यस्तुततःपरम् ॥ ११ ॥ गच्छध्वंसर्वगंधर्वा यत्राऽसौबलवत्तरः सामतस्यप्रयुंजध्वंततएनंविजेष्यथ ॥ १२ ॥

बुद्धिबल अर्थ वा छलसे अथवा अन्य जिस किसी प्रकारसे हो तुम्हारा हित करना मुझको अवश्य कर्तव्य है ॥ ७॥ तत्त्वके जाननेवाले पंडितगणोंने मित्रोके विशेष कर शत्रुगणोके प्रति प्रयोग करनेके लिये साम,दान,भेद और दण्ड यह चार प्रकारके उपाय निर्द्धारित किये है॥ ८॥ तपस्यासे आराधित होकर ब्रह्माजीने उसको वर दिया है और उसी वरके प्रभावसे वह दुर्ज्जय हुआ है॥ ९॥ विशेषकर विश्वकर्म्माने अग्निसे उसको उत्पन्न किया है अतएव इन सब कारणोंसेही वह परपुरञ्जय वृत्रासुर अत्यन्त बलवान् हो सब जीवगणोंको अजय हुआ है ॥ १० ॥ हे सुरगण ! पहले सामप्रयोग इसके उपरान्त प्रतारणके बिना इस शत्रुको जीतना कठिन है. अत एव पहले लोभ दिखाय अपने वशीभूत कर तदनतर उसका विनाश करना उचित है ॥ ११ ॥ इस समय जिस स्थानमें वह बलवान् शत्रु वृत्रासुर वास करता

है पहले उसी स्थानम गन्धर्व और ऋषिगणोंके सहित जाय उसके संग सन्धि स्थापन करो, तदनंतर पराजय करो ॥१२॥ वहाँ जानेपर वह जो कहे उसी नियमानुसार शपथपूर्वक प्रतिज्ञा करो. पहले विश्वास उत्पन्न करो और तदनन्तर बन्धुत्व स्थापन करो.फिर यथासमयमें उस प्रबल शत्रुको मारो ॥१३॥ हे सुरगण ! मैं भी इन्द्रके उत्कृष्ट आयुध वज्रमें अदृश्य भावसे प्रवेश कर यथासमयमें उनकी सहायता करूंगा ॥ १४ ॥ देखो ! तुम समयकी प्रतीक्षा करो सम्यक् प्रकार उसकी आयुका कालशेष होगा, नहीं तो किसी प्रकार उसकी मृत्यु नहीं होगी ॥१५॥ इस समय गन्धर्व और ऋषिगणोंके सहित उस असुरके निकट जाकर कपटता पूर्व्वक केवल वचनसे उसके संग मित्रत्व स्थापन करो॥१६॥जब उसको विश्वास उत्पन्न होजाय तबही प्रतारण करनी चाहिये मैं दृढ आच्छादित वज्रमें गुप्तभावसे प्रविष्ट

संगम्यशपथान्कृत्वाविश्वास्यसमयेनहि ॥ मित्रत्वंचसमाधायहंतव्यःप्रबलोरिपुः ॥ १३ ॥ अदृश्यःसंप्रवेक्ष्यामिवज्रमस्यवरायुधम् ॥ साहाय्यंचकरिष्यामिशक्रस्याऽहंसुरोत्तमाः ॥ १४ ॥ समयंचप्रतीक्षध्वंसर्वथैवाऽयुषःक्षये ॥ मरणंविबुधास्तस्यनाऽन्यथासंभविष्यति ॥ १५ ॥ गच्छध्वमृषिभिःसार्धंगन्धर्वाःकपटावृताः ॥ इन्द्रेणसहमित्रत्वंकुरुध्वंवाक्यदानतः ॥१६ ॥ यथासयातिविश्वासंतथाकार्यंप्रतारणम् ॥ गुप्तोऽहंसंप्रवेक्ष्यामिपविंसंछादितंदृढम् ॥ १७ ॥ विश्वस्तंमघवाशत्रुंहनिष्यतिनचाऽन्यथा ॥ विश्वासस्यकृतेपापंकृत्वाशक्रस्तुपृष्ठतः ॥ १८ ॥ मत्सहायोऽथवज्रेणशातयिष्यतिपापिनम् ॥ नदोषोऽत्रशठेशत्रौशाठ्यमेवप्रकुर्वतः ॥ १९ ॥ नाऽन्यथाबलवान्वध्यःशूरधर्मेणजायते ॥ वामनंरूपमाधायमयाऽयंवंचितोबलिः ॥ २० ॥ कृत्वाचमोहिनीवेषंदैत्याःसर्वेऽपिवंचिताः ॥ भवंतःसहिताःसर्वेदेवींभगवतींशिवाम् ॥२१॥

हूंगा ॥१७॥ इन्द्र जब उसको विश्वस्त जानसके तबहीं उस वज्रके प्रहारसे उसका विनाश करें अन्यथा किसी प्रकार उसको नहीं मारसकेंगे.देवराज विश्वासघात जनित पापको इस समय पीछेकर ॥१८॥ मेरी सहायतासे उस पापात्मा असुरको वज्रसे मारें.देखो शठ शत्रुके प्रति शठताचरणदोषका कारण नहीं होता ॥ १९ ॥ विशेषकर शठताके विना मात्र केवल वीरधर्म्मसे बलवान् शत्रु कभी नहीं माराजाता पूर्व्वमें मैने भी वामनरूप धारण करके बलिको॥२०॥और मोहिनी वेषसे सब दैत्यगणोंको वंचित किया है अतएव बलवान् शठ शत्रुके प्रति शठताचरण कदापि दोषका विषयक नहीं जानना. हे देवगण ! इस समय तुम सब एकत्र मिलित होकर

स्तोत्र मन्त्रादिसे देवी शिवा भगवतीकी॥ २१ ॥आराधना कर उनकी शरणागत हो तो वह योगमाया तुम्हारी सहायता करेंगी॥ २२॥हे देवगण! जो स्वयं कामनारूपिणी होकर भक्तगणोंकी सब कामना पूर्ण करती है जिनकी अराधनासे सब कार्यों की सिद्धि होतीहै पूतात्मा योगीगणोंके अतिरिक्त उनको कोई प्राप्त नहीं करसक्ता मैंभी उन्हीं सत्त्वगुणस्वरूपिणी प्रकृतिरूपिणी परात्परा देवीकी वन्दना करता हूं॥ २३ ॥अतएव इन्द्रभी उनकी आराधना करके निश्चय रणमे शत्रुका संहार करनेमें समर्थ होंगे. कारण कि, वह मोहजननी माहामाया पूजित होकर उस दानवको मोहित करेंगी॥ २४ ॥वृत्रासुरकी मायासे मोहित होनेपर इन्द्र उसको अनायासही मारनेमें समर्थ होंगे, इसमे सन्देह नहीं. अधिक क्या उन परात्परा अम्बिकाके प्रसन्न होनेपर सर्व कार्य्यकी सिद्धि होगी ॥ २५॥ वह अन्तर्य्यामिस्वरूपिणी और सब कार्य्यों

गच्छध्वंशरणंभावैःस्तोत्रमंत्रैःसुरोत्तमाः॥ साहाय्यंसायोगमायाभवतांसंविधास्यति॥२२॥वंदामहेसदादेवींसात्त्विकींप्रकृतिंपराम् ॥ सिद्धिदां कामदांकामांदुरापामकृतात्मभिः ॥२३॥ इंद्रोऽपितांसमाराध्यहनिष्यतिरिपुंरणे ॥ मोहिनीसामहामायामोहयिष्यतिदानवम् ॥२४॥ मोहितोमाययावृत्रःसुखसाध्योभविष्यति॥प्रसन्नायांपरांबायांसर्वसाध्यंभविष्यति ॥ २५ ॥ नोचेन्मनोरथावाप्तिर्नकस्याऽपिभविष्यति ॥ अंतर्यामिस्वरूपासासर्वकारणकारणा ॥ २६ ॥ तस्मात्तांविश्वजननींप्रकृतिपरमादृताः ॥ भजध्वंसात्त्विकैर्भावैःशत्रुनाशायसत्तमाः ॥ २७ ॥ पुरा मयाऽपिसंग्रामंकृत्वापरमदारुणम् ॥ पंचवर्षसहस्राणिनिहतौमधुकैटभौ ॥ २८॥ स्तुतामयातदात्यर्थंप्रसन्नाप्रकृतिःपरा ॥ मोहितौतौतदादैत्यौ छलेनचमयाहतौ ॥२९॥विप्रलब्धौमहाबाहूदानवौमदगर्वितौ ॥ तथाकुरुध्वंप्रकृतेर्भजनंभावसंयुताः ॥ ३० ॥ सर्वथाकार्यसिद्धिंसाकरिष्यतिसुरोत्तमाः ॥ एवंतेदत्तमतयोविष्णुनाप्रभविष्णुना ॥ ३१ ॥

का कारण है उनकी आराधनाके बिना किसीको भी ऋद्धिकी संभावना नहीं है ॥ २६ ॥ अतएव हे सुरसत्तमगण ! शत्रुविनाशके निमित्त परम आदर सहित सात्त्विक भावसे उन्हीं विश्वजननी प्रकृति देवीकी आराधना करो ॥२७॥ देखो ! पूर्वमें मैने पाँच हजार वर्ष अत्यन्त दारुण युद्ध कर मधुकटभनामक दोनों असुरोंको संहार किया था ॥ २८ ॥ तब मैने उन्हीं महामाया पराप्रकृतिकी स्तुति करी थी,इससेही उन्होंने प्रसन्न होकर इनदोनों असुरोंको मोहित कियाथा इससेही यह मदगर्वित महावाहु दोनो असुर प्रतारित हुए. कारण कि, मै छलपूर्वक उन भयंकर दोनों दैत्योंको संहार करनेमे समर्थ हुआ था. अतएव हे सुरगण तुम लोग भी भक्तिभावसे उसीप्रकार पराप्रकृतिकी आराधना करो ॥ २९ ॥ ३० ॥ तो वह भलीभाँतिसे तुम्हारा कार्य्य सिद्ध करेंगी, हे महाराज!प्रभाशाली विष्णुके देवता

गणोंको इसप्रकार बुद्धिप्रदान करनेपर ॥ ३१ ॥ उन्होंने मन्दारतरुसे शोभायमान सुमेरुके शिखरमे गमन किया और एकान्तमें उपस्थि रहकर जप और तपस्यामें निरत तथा ध्यानपरायण होकर ॥ ३२ ॥ उन सृष्टि स्थिति संहारकारिणी भक्तगणोंको अभीष्ट प्रदान करानेवाली संसारका क्लेशनाश करनेवाली जगज्जननी जगद्धात्री का स्तव करनेलगे ॥ ३३ ॥ देवता बोले हे परब्रह्मस्वरूपिणि देवि ! आप दीनदुःखी प्राणीगणोंकी आधिव्याधि विनाश करती है इसकारण हमने आपके चरण कमलोंकी शरण ग्रहणकी. हे भगवति ! हम वृत्रासुरसे समरमें पराजित होकर अत्यन्त सन्तप्त और पीडितहुएहैं आप इससमय हमारे प्रति प्रसन्न हूजिये और हमारी रक्षा कीजिये ॥ ३४ ॥ आपही सम्पूर्ण विश्वकी जननीहैं हमभी इस शत्रुसंकटमे पतित हुएहै अतएव इस समय हमारी पुत्रकी समान रक्षाकीजिये. हे मातः ! त्रिभुवनमें आप से कुछ नहीं छिपाहै हम असुरगणोंके प्रतापरूपी अग्निसे अत्यन्त सन्तप्त हुए है अतएव आप हमारी किस करण उपेक्षा करती है? ॥ ३५ ॥ हे जननि ! आपही इस

जग्मुस्तेमेरुशिखरंमंदारद्रुममंडितम् ॥ एकांतेसंस्थितादेवाःकृत्वाध्यानंजपंतपः ॥ ३२ ॥ तुष्टुवुर्जगतांधात्रीसृष्टिसंहारकारिणीम् ॥ भक्तकामदुघामंबांसंसारक्लेशनाशिनीम् ॥ ३३ ॥ देवाऊचुः ॥ देविप्रसीदपरिपाहिसुरान्प्रतप्तान्वृत्रासुरेणसमरेपरिपीडितांश्च ॥ दीनार्तिनाशनपरेपरमार्थतत्त्वेप्राप्तांस्त्वदंघ्रिकमलंशरणंसदैव ॥ ३४ ॥ त्वंसर्वविश्वजननीपरिपालयाऽस्मान्पुत्रानिवाऽतिपतितान्रिपुसंकटेऽस्मिन् ॥ मातर्नतेऽस्त्यविदितंभुवनत्रयेऽपिकस्मादुपेक्षसिसुरानसुरप्रतप्तान् ॥ ३५ ॥ त्रैलोक्यमेतदखिलंविहितंत्वयैवब्रह्माहरिःपशुपतिस्तववासनोत्थाः ॥ कुर्वंतिकार्यमखिलस्ववशानतेतेभ्रूभंगचालनवशाद्विहरंतिकामम् ॥ ३६ ॥ मातासुतान्परिभवत्परिपातिदीनान्रीतिस्त्वयैवरचिताप्रकटापराधान् ॥ कस्मान्नपालयसिदेविविनापराधानस्मांस्त्वदंघ्रिशरणान्करुणारसाब्धे ॥ ३७ ॥ नूनंमदंघ्रिभजनात्तपदाःकिलैतेभक्तिंविहायविभवेसुखभोगलुब्धाः ॥ नेमेकटाक्षविषयाइतिचेन्नचैषारीतिःसुतेजननकर्तरिचाऽपिदृष्टा ॥ ३८ ॥

त्रिभुवनमण्डलकी सृष्टि स्थिति और संहार करती है ब्रह्मा विष्णु और महेश्वर आपकीही इच्छामात्रसे उत्पन्न होकर सम्पूर्ण कार्य्यसम्पादन करते हैं, हे जननि! वह स्वाधीन नहीं है आपकेही भ्रूभंगसे परिचालित होकर इच्छानुसार विहार करते है ॥ ३६ ॥ अनेकप्रकारके अपराधसे अपराधी होनेपरभी माता दीन पुत्रगणकी क्लेशसे रक्षा करतीहै. हे जननि ! आपनेही इस रीतिकी रचनाकरीहै तो हे दयामयि ! किसकारणसे निरपराध और अपने चरणकमलोंकी शरणागत जानकर भी हमारी रक्षा नहीं करती? ॥ ३७ ॥ हे देवी यदि आप समझती हैं कि, यह जब मेरे अनुग्रहसे प्राप्तहुआ ऐश्वर्य्य भोग करेंगे तो उसमेही अत्यन्त आसक्त रहकर मेरेप्रति भक्ति करना एकवारही भूल जायँगे. अतएव उससमय यह मेरे करुणाकटाक्षके वशीभूत नहीं होसकेंगे यद्यपि यह सत्य है किन्तु हे मातः ? पुत्रके प्रति जन

नीका इस प्रकार भाव कहींभी दिखाई नहीं देता अतएव हम सदाही आपकी करुणाकटाक्षके पात्र हैं इसमे अब सन्देह नहीं है ॥ ३८ ॥ और एक बात है कि, आपकी आराधना त्यागकर जिस ऐश्वर्यभोगमे निमग्न होगे इस विषयमें हमारा कोई भी दोष बोध नहीं होता क्योंकि आपने जो मोहकी रचना कर रक्खी है वह मोह अपना प्रभाव प्रकाश करके हमको मोहित कर रखता है. हे जननि ! आप स्वभावसेही करुणामयी है अतएव यह जानकर भी किसकारण हमारे प्रति दया प्रकाश नहीं करतीं ॥ ३९ ॥ हे देवि ! आपने पूर्वमें हमारे निमित्तही सब लोकोको भयावह बलवान् दैत्यपति महिषासुरका संग्राममें विनाश किया है. अतएव इस समय किस कारण इस भयावह वृत्रासुरको नहीं मारतीं ? ॥ ४० ॥ आपनेही अत्यन्त बलशाली शुम्भ और तदनुज निशुम्भ नामक दोनों भ्राताओका संहार किया है और अनुगामी अन्यान्य दैत्यगणोको भी मारा है. हे करुणामयि ! इस समय उसीप्रकार खल और प्रबल वृत्रासुरका विनाश कीजिये. हे मातः ! जिससे वह फिर कुछभी प्रभाव प्रकाश न करसके आप उसी प्रकार इस मदमत्त वृत्रासुरको मोहित कीजिये ॥ ४१ ॥ हम असुरगणोंके प्रभावसे अत्यन्त सन्तापित

दोषोननोऽत्रजननिप्रतिभातिचित्तेयत्त्वांविहायभजनंविभवेनिमग्नाः ॥ मोहस्त्वयाविरचितःप्रभवत्यसौनस्तस्मात्स्वभावकरुणेदयसेकथंन ॥ ॥ ३९ ॥ पूर्वंत्वयाजननिदैत्यपतिर्बलिष्ठोव्यापादितोमहिषरूपधरः ॥ किलाऽऽजौअस्मत्कृतेसकललोकभयावहोऽसौवृत्रंकथंनभयदंविधुनोपिमातः ॥४०॥ शुंभस्तथाऽतिबलवाननुजोनिशुंभस्तौभ्रातरौतदनुगानिहताहतौच ॥ वृत्रंतथाजहिखलंप्रबलंदयार्द्रेमत्तंविमोहयतथानभवेद्यथाऽसौ ॥४१॥ त्वंपालयाऽद्यविबुधानसुरेणमातःसंतापितानतितरांभयविह्वलांश्च ॥ नाऽन्योऽस्तिकोऽपिभुवनेषुसुरार्तिहंतायःक्लेशजालमखिलंनिदहेत्स्वशक्त्या ॥४२॥ वृत्रेदयातवयदिप्रथितातथापिजह्येनमाशुजनदुःखकरंखलंच ॥ पापात्समुद्धरभवानिशरैःपुनानानोचेत्प्रयास्यतितमोननुदुष्टबुद्धिः ॥ ४३ ॥ तेप्रापितासुरवनंविबुधारयोयेहत्वारणेऽपिविशिखैःकिलपावितास्ते ॥ त्रातानकिंनिरयपातभयाद्दयार्द्रेयच्छत्रवोऽपिनहिकिंविनिहंसिवृत्रम् ॥ ४४ ॥

और उनके भयसे अतिशय विह्वल हुए है आप हमारी रक्षा कीजिये क्योंकि आपके बिना तीनों लोकोमें अपनी शक्तिसे देवतागणोका क्लेश दूर करसके इस प्रकारका दूसरा मार्ग नहीं है ॥ ४२ ॥ हे मातः ! यद्यपि आपने वृत्रासुरके प्रति दयाप्रकाश कीहै तथापि जनगणोको दुःखदायक और क्रूर स्वभाव उस असुरका शीघ्र विनाश कीजिये. हे भवानि ! अपने बाणोंसे पवित्र करके उसको पापसे उद्धार कीजिये, नहीं तो वह दुष्टबुद्धि निःसन्देहही घोरनरकमें प्रवेश करेगा. अतएव उसकेही कल्याणार्थ उसको मारना अवश्यकर्त्तव्य है ॥ ४३ ॥ पूर्वमें जो देवतागणोंका शत्रु था आपने उसकोही संग्रामस्थलमे अस्त्रद्वारा पवित्र कर स्वर्गस्थ नन्दनवनमे प्रेरणकिया है. हे करुणामयि ! उसके शत्रु होनेपरभी आपने क्या उसकी नरकके भयसे रक्षा नहीं करी है ? तो किसकारण इस समयभी वृत्रासुरको नहीं मारतीं ? ॥ ४४ ॥

जानीमहेरिपुरसौतवसेवकोनप्रायेणपीडयतिनःकिलपापबुद्धिः ॥ यस्तावकस्त्विहभवेदमरानसौकिंत्वत्पादपकजरतान्ननुपीडयेद्वा ॥ ४५ ॥ कुर्मःकथंजननिपूजनमद्यतेंबपुष्पादिकंतवविनिर्मितमेवयस्मात् ॥ मंत्रावयंचसकलंपरशक्तिरूपंतस्माद्भवानिचरणेप्रणताःस्मनूनम् ॥ ४६ ॥ धन्यास्तएवमनुजाहिभजंतिभक्त्यापादांबुजंतवभवाब्धिजलेषुपोतम् ॥ यंयोगिनोऽपिमनसासततंस्मरंतिमोक्षार्थिनोविगतरागविकारमोहाः ॥४७॥ येयाज्ञिकाःसकलवेदविदोऽपिनूनंत्वांसंस्मरंतिसततंकिलहोमकाले ॥ स्वाहांतुतृप्तिजननीमसुरेश्वराणांभूयःस्वधांपितृगणस्यचतृप्तिहेतुम् ॥ ४८ ॥ मेधाऽसिकांतिरसिशांतिरपिप्रसिद्धाबुद्धिस्त्वमेवविशदार्थकरीनराणाम् ॥ सर्वंत्वमेवविभवंभुवनत्रयेऽस्मिन्कृत्वाददासिभजतांकृपयासदैव ॥ ४९ ॥ व्यासउवाच ॥ एवंस्तुतासुरैर्देवीप्रत्यक्षासाऽभवत्तदा ॥ चारुरूपधरातन्वीसर्वाभरणभूषिता ॥ ५० ॥ पाशांकुशवराभीतिलसद्बाहुचतुष्टया ॥ रणत्किंकिणिकाजालरशनाबद्धसत्कटिः ॥ ५१ ॥

हम निश्चयही कहते है कि,यह असुर आपका शत्रु है, सेवक नहीं है क्योंकि यह पाप बुद्धि हमको सदाही पीडित करता है. हे जननि ! जो आपके चरणकमलोंकी सेवामे निरत हैं जो पुरुष उन देवताओको पीडित करता है वह किसप्रकार आपका भक्त होसकता है ? ॥ ४५ ॥ हे मातः ! हम आपकी पूजा किसप्रकार करैं ? पुष्पादि जो कुछ पूजाके द्रव्य दिखाई देते है आपहीने तो वह सब बनाये है विशेपकर हम और मंत्र इत्यादि पूजाके योग्य जो कुछ पदार्थ है वह सबही आपकी शक्तिस्वरूप है. अतएव हे भवानि ! हम केवलमात्र प्रणामसेही आपकी पूजा करते हैं आप प्रसन्न हूजिये ॥४६॥ जो संसारके नौकास्वरूप आपके चरणारविन्दोंका भक्तिभावसे भजन करते है वेही मनुष्यगण धन्यहै. हे देवि ! जो योगीगण विपयानुराग विकार मोह त्यागकर मोक्षकी कामना करते हैं वेभी आपके उन्हीं चरणकमलोका सदा स्मरण करके सिद्धिलाभ करते हैं ॥ ४७ ॥ जो सब वेदोंका तत्त्व जाननेवाले और याज्ञिक हैं वहभी यज्ञके आहुतिकालके समय देवतागणोंकी तृप्तिजननी स्वाहास्वरूपिणी और पितृगणोंको परम तृप्त करनेवाली स्वधारूपिणी आपकी सदाही चिन्ता करते हैं ॥ ४८ ॥ हे मातः ! आपही बुद्धि, आपही कांति, आपही शान्ति, आपही पुरुषगणोंकी विशदार्थकारिणी प्रसिद्ध बुद्धि और आपही त्रिभुवनके सम्पूर्ण ऐश्वर्य्यस्वरूप हैं. हे देवि ! जो आपका भजन करता है आप दयापूर्वक किसीप्रकार उसको यह विभवप्रदान करती है ॥ ४९ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! देवताओंके इसप्रकार स्तव करनेपर देवी भगवती सम्पूर्ण आभरणोंसे विभूषित हो मनोहररूप धारण करके देवताओंके सन्मुख प्रगट हुई ॥ ५० ॥ उनके चारों बाहु पाश अंकुश और वरदानसौन्दर्य और अभयमुद्रासे शोभायमान थे, शोभायमान कटितटमे रशना कौधनी ( बँधीहुई ) किंकिणीकी कलध्वनिसे शोभित ॥ ५१ ॥

और चरणयुगल कंकण-स्थित नूपुरके शब्दसे रंजित थे उनका मधुर स्वर अत्यन्त कमनीय ललाट चन्द्रखण्डसे शोभित और मस्तक उज्ज्वल रत्नोंके मुकुटसे विराजित था ॥५२॥ उनका मुखारविन्द स्मित शोभासे और कमलके समान तीनों नेत्रोंसे भूषित था, उनके अंगकी कान्ति पारिजात कुसुमके समान मनोहर ॥ ५३ ॥ रक्तवर्ण अंगप्रत्यंग सब रक्तचन्दनमें रंजित और पहरनेके वस्त्रभी रक्तवर्ण थे, इस प्रकार प्रसन्नमुखी करुणाकी सागर देवी ॥ ५४ ॥ उस समय समस्तशृंगारवेषधारिणी बोध होती थीं. हे महाराज ! अखिलब्रह्माण्डकी जननी सर्वज्ञ सर्वकर्त्री और सम्पूर्णकी अधिष्ठान स्वरूपिणी ॥५५॥ वेदान्तमतसिद्ध सच्चिदानन्दस्वरूपिणी सुप्रसन्न दयामयी भगवती भुवनेश्वरी इसप्रकार देवतागणोंके सन्मुख उपस्थित हुई देवताओंने उनको सन्मुख स्थित देखकर प्रणाम किया॥५६॥तब उन जगदम्बिकानेभी प्रणत हुए वेवताओंसे कहा हे देवगण ! तुम किसकारण मेरा स्तव करतेहो वह मुझसे कहो ? देवताओंने कहा हे भगवती! वृत्रासुर देवता गणोंको अत्यन्त दुःख देता है

कलकंठीरवाकांताक्कणत्कंकणनूपुरा ॥ चंद्रखंडसमाबद्धरत्नमौलिविराजिता ॥ ५२ ॥ मंदस्मिताऽरविंदास्यानेत्रत्रयविभूषिता ॥ पारिजातप्रसूनाच्छनालवर्णसमप्रभा ॥ ५३ ॥ रक्तांबरपरीधानारक्तचंदनचर्चिता ॥ प्रसादसुमुखीदेवीकरुणारससागरा ॥ ५४ ॥ सर्वशृंगारवेषाढ्या सर्वद्वैतारणिःपरा ॥ सर्वज्ञासर्वकर्त्रीचसर्वाधिष्ठानरूपिणी ॥ ५५ ॥ सर्ववेदांतसंसिद्धासच्चिदानंदरूपिणी ॥ प्रणेमुस्तांसमालोक्यसुरादेवींपुरःस्थिताम् ॥ ५६ ॥ तानाहप्रणतानंबाकिंवःकार्यंब्रुवंतुमाम् ॥ देवाऊचुः ॥ मोहयैनंरिपुंवृत्रंदेवानामतिदुःखदम् ॥ ५७ ॥ यथाविश्वसतेदेवांस्तथाकुरुविमोहितम् ॥ आयुधेचबलंदेहिहतःस्याद्येनवारिपुः ॥ ५८ ॥ व्यासउवाच ॥ तथेत्युक्त्वाभगवतीतत्रैवांतरधीयत ॥ स्वानिस्वानिनिकेतानिजग्मुर्देवामुदान्विताः ॥ ५९ ॥ इतिश्रीदे०भा०म० षष्ठस्कंधेदेवीमाहात्म्येपंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ व्यासउवाच ॥एवंप्राप्तवरा देवाऋषयश्चतपोधनाः ॥ "जग्मुःसर्वेचसंमंत्र्यवृत्रस्याश्रममुत्तमम् ॥" ददृशुस्तत्रतंवृत्रंज्वलंतमिवतेजसा ॥ १ ॥ धक्ष्यंतमिवलोकांस्त्रीन्ग्रसंतमिवचाऽमरान् ॥ ऋषयोऽथततोऽभ्येत्यवृत्रमूचुःप्रियंवचः ॥ २ ॥

आप उस देवताओके शत्रुको मोहित कीजिये॥५७॥हे देवि!जिससे वह देवताओका विश्वास करे आप उसको उसीप्रकार मोहित कीजिये और जिससे वह परमशत्रु विनष्ट हो हमारे अस्त्रमें उसीप्रकार बलदान कीजिये ॥ ५८ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! अनन्तर देवी भगवती तथास्तु कहकर उसी स्थानमें अन्तर्धान होगई, देवतागण भी आनन्दित हो घरको चलेगये ॥ ५९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां पंचमोऽध्यायः ॥५॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! तपप्रभावयुक्त सम्पूर्ण ऋषि और देवतागण देवी भगवतीके निकट इसप्रकार वर प्राप्तकर सब एकत्र मिलित हो परामर्श करनेलगे, और इसके उपरान्त वृत्रासुरके उत्तम आश्रममें जाकर देखा कि, वृत्रासुर अपने तेजसे प्रज्वलित हो॥१॥त्रिभुवन भस्म करने और अमरगणोको ग्रास करनेके निमित्त ही मानो विराजमान है तब

ऋषिगण उसके निकट जाकर ॥ २ ॥ देवतागणोंकी कार्य्यसिद्धिके निमित्त सामयुक्त रसात्मक प्रियवचन उससे कहनेलगे. ऋषि बोले हे महाभाग वृत्र ! सम्पूर्ण
लोकही तुमसे भय करते है ॥ ३ ॥ तुमने विश्व ब्रह्माण्ड सम्पूर्ण स्थलोमेंही अपना आधिपत्य फैलाया है, किन्तु इन्द्रके साथ तुम्हारी जो शत्रुता है उससे तुम्हारे
सुखमें विघ्न होता है ॥ ४ ॥ इसमें सन्देह नहीं. इस समय वह वैर तुम दोनोंकोही अत्यन्त चिन्ताकी वृद्धि करता है इसकारण यह अत्यन्त दुःखदायक है तुमभी
सन्तुष्ट हो सोनेमें समर्थ नहीं होते और इन्द्रभी सुखसे नहीं सोसके ॥ ५ ॥ क्योंकि तुम दोनोंकेही मनमें वैरका भय सदा जागरित रहता है और देखो तुम्हारे
युद्धको समाप्त हुए बहुत काल व्यतीत हुआ ॥ ६ ॥ किन्तु देवता असुर और मनुष्य इत्यादि प्रजावर्ग सवही पीडा पाते हैं, यह संसारसुखही जीवगणोंको ग्रहण
करने योग्य और दुःख त्यागने योग्य है ॥ ७ ॥ यही सनातन मर्य्यादा जाननी चाहिये. परन्तु जो शत्रुता करता है उसको कभी सुख नहीं होता यह पंडितगणोंने

देवकार्यार्थसिद्ध्यर्थंसामयुक्तंरसात्मकम् ॥ऋषयऊचुः॥ वृत्रवृत्रमहाभागसर्वलोकभयंकर॥३॥व्याप्तंत्वयैतत्सकलंब्रह्मांडमखिलंकिल ॥ शक्रेण
तववैरंयत्तत्तुसौख्यविघातकम् ॥४॥ युवयोर्दुःखदंकामंचिंतावृद्धिकरंपरम् ॥ नत्वंस्वपिपिसंतुष्टोनचाऽपिमघवातथा ॥५॥ सुखंस्वपितिचिंता
तौद्वयोर्यद्वैरिजंभयम् ॥ युवयोर्युध्यतोःकालोव्यतीतस्तुमहानिह ॥६॥ पीड्यंतेचप्रजाःसर्वाःसदेवासुरमानवाः ॥ संसारेऽत्रसुखंग्राह्यंदुःखंहेय
मितिस्थितिः ॥ ७ ॥ नसुखंकृतवैरस्यभवतीतिविनिर्णयः ॥ संग्रामरसिकाःशूराःप्रशंसंतिनपंडिताः ॥ ८ ॥ युद्धंशृंगारचतुराइंद्रियार्थविघात
कम् ॥ पुष्पैरपिनयोद्धव्यंकिंपुनर्निशितैःशरैः ॥ ९ ॥ युद्धेविजयसंदेहोनिश्चयंबाणताडनम् ॥ दैवाधीनमिदंविश्वंतथाजयपराजयौ ॥ १० ॥
दैवाधीनाविविज्ञात्वानयोद्धव्यंकदाचन ॥ कालेऽथभोजनंस्नानंशय्यायांशयनंतथा ॥ ११ ॥ परिचर्यापराभार्यासंसारेसुखसाधनम् ॥ किं
सुखंयुध्यतःसंख्येबाणवृष्टिभयंकरे ॥ १२ ॥ खड्गपातातिरौद्रेचतथाऽरातिसुखप्रदे ॥ संग्रामेमरणात्स्वर्गसुखप्राप्तिरितिस्फुटम् ॥ १३ ॥

भलीभाँति निश्चय किया है. संग्रामरसिक शूरगणही युद्धकी प्रशंसा करते है किन्तु शान्तिपरायण ॥ ८ ॥ शृंगारचतुर पंडितगण कभी इन्द्रियसुखके विनाशक
युद्धकी प्रशंसा नहीं करते वरन् वह कहते है कि, शाणित ( तीक्ष्ण पैने ) शरादिकी बात दूर रहे सामान्य पुष्पादिसेभी युद्ध न करै ॥९ ॥ और देखो युद्धमें विजय
प्राप्त करनेके विषयमें सन्देह होता है किन्तु बाणकी ताडना निश्चयही होती है. हे दैत्यराज ! यह सम्पूर्ण विश्व दैवकेही अधीन है अतएव जय पराजय भी
॥ १० ॥ दैवके अधीन जानकर युद्ध करना कभी उचित नहीं है उपयुक्तकालमें स्नान भोजन उत्तम शय्यापर शयन ॥ ११ ॥ और सेवानिरत पतिव्रता भार्या
इन कई एकको संसारसुखका साधन जानना चाहिये और युद्धमें केवल बाणवृष्टि ॥ १२ ॥ तथा उग्रतर.खड्गपात होता है अतएव इनमे क्या सुख है वरन् इससे

शत्रुसुखही होताहै. यदि कहो मुनिगण कहते हैं कि, संग्राममे मरण होनेसे स्वर्ग प्राप्त होता है ॥ १३ ॥ वह केवल प्रलोभका प्रवर्तक वचनमात्र है वस्तुतः उससे कुछभी फल नहीं और यदि देह छेदन कर वेदनाको प्राप्त हो और शृगाल काकादिको अपने शरीरका मांस भोजन कराय ॥ १४ ॥ अन्तमें सुखप्राप्तही हो तो बुद्धिमान्‌की बात दूर रहे कौन मन्दबुद्धि उसकी इच्छा करता है. अतएव हे वृत्र ! इन्द्रके सहित तुम्हारी सदाकाल मित्रता हो ॥ १५॥ इससे तुम और इन्द्र सदा सुख प्राप्तकरसकोगे. विशेषकर यदि तुम्हारी शत्रुता शान्त होजायगी तो हम सब तापसगण और गन्धर्वगण,अपने अपने आश्रममें ॥ १६॥ सुखपूर्वक वास करेंगे इसमें सन्देह नहीं. हे वीर ! तुम्हारे संग्रामके सदाही विद्यमान रहनेसे॥ १७॥मुनिगण, गंधर्वगण,किन्नरगण और समस्त नरगण दिनरात पीडाको प्राप्तहोते है. हम वनवासी मुनिगण सम्पूर्ण शान्तिकाम पुरुषोंके सुखनिमित्तही तुम्हारे बन्धुत्वकी इच्छा करते हैं ॥ १८॥ तुमको और इन्द्रको तथा समस्त जीवगणोको सुख प्राप्त

प्रलोभनपरंवाक्यंनोदनार्थनिरर्थकम् ॥ छित्त्वादेहंव्यथांप्राप्यशृगालकरटादिभिः ॥ १४ ॥ पश्चात्स्वर्गसुखावाप्तिंकोवावांछतिमंदधीः ॥ सख्यंभवतुतेवृत्रशक्रेणसहनित्यदा ॥ १५ ॥ अवाप्स्यसिसुखंत्वंचशक्रश्चाऽपिनिरंतरम् ॥ वयंचतापसाःसर्वेगंधर्वाश्चनिजाश्रमे ॥ १६ ॥ सुखवासंगमिष्यामःशांतेवैरेऽधुनैववाम् ॥ संग्रामेयुवयोर्धीरवर्तमानेदिवानिशम् ॥ १७ ॥ पीड्यंतेमुनयःसर्वेगंधर्वाःकिन्नरानराः ॥ सर्वेषांशांतिकामानांसख्यमिच्छामहेवयम् ॥ १८ ॥ मुनयस्त्वंचशक्रश्चप्राप्नुवंतुसुखंकिल ॥ मध्यस्थाश्चवयंवृत्रयुवयोःसख्यकारणे ॥ १९ ॥ शपथंकारयित्वाऽत्रयोजयामोमिथःप्रियम् ॥ शक्रस्तुशपथान्कृत्वायथोक्तांश्चतवाऽग्रतः ॥ २० ॥ चित्तंतेप्रीतिसंयुक्तंकरिष्यतितुसांप्रतम् ॥ सत्याधाराधरानूनंसत्येनचदिवाकरः ॥२१॥ तपत्ययंयथाकालंवायुःसत्येनवात्यथ ॥ उदन्वानपिमर्यादांसत्येनैवनमुंचति ॥ २२ ॥ तस्मात्सत्येनसख्यंवांभवत्वद्ययथासुखम् ॥ एकत्रशयनंक्रीडाजलकेलिःसुखासनम् ॥२३॥ युवाभ्यांसर्वथाकार्यंकर्तव्यंसख्यमेत्यच ॥ व्यासउवाच॥महर्षिवचनंश्रुत्वातानुवाचमहामतिः ॥ २४ ॥

हो यही हमारी एकान्त वासना है. हे वृत्र ! तुम्हारे संमिलनमें हम मध्यस्थ है ॥ १९ ॥ हम इस विषयमे शपथ कराकर परस्परके प्रियकार्यमें दोनोंको नियोजित करेंगे तुम जिसप्रकार कहोगे इस समय इन्द्र तुम्हारे सामने इसी प्रकार शपथ कर ॥ २० ॥ तुम्हारे चित्तमें प्रीति उत्पन्न करेगे तुम निश्चयही जानना कि, सत्यके ऊपर ही पृथ्वी प्रतिष्ठित है सत्यहीके कारण सूर्य उदय होते है ॥ २१॥ सत्यहीके बलसे वायु सदा चलताहै और सत्यहीके कारण अपार समुद्र अपनी वेलारूप मर्य्यादाको कभी अतिक्रम नहीं करता ॥ २२ ॥ अतएव सत्यहीसे इस समय तुम्हारा बन्धुत्वहो यथासुखसे तुम मित्रतापाशसे बद्धही एकत्र शयन, एकत्र क्रीडा, एकत्र जलकेलि और एकत्र सुखसे बैठो ॥ २३ ॥ यह तुमको मित्रता पूर्वक करना चाहिये. व्यासजीने कहा हे महाराज ! महामति

वृत्रासुर महर्षिगणोंका वचन सुनकर कहने लगा ॥ २४ ॥ हे ऋषिगण ! आप ज्ञानादिसम्पन्न और तपस्वी है अतएव हमारे माननीय हैं आप मुनि है सुतरां कहीं भी मिथ्या नहीं कहते ॥ २५ ॥ आप सदाचार और शान्त हैं अतएव छलका कारण नहीं जानते वैरी, शठ, लम्पट, बुद्धिरहित, कीर्तिशून्य और निर्लज्ज इन सब ॥ २६ ॥ पुरुषोंके सहित विशेषकर शत्रुके सहित मित्रता स्थापन करना बुद्धिमानगणोंका कर्त्तव्य नहीं है यह दुराचार इन्द्र निर्लज्ज शठ और लम्पट तथा ब्रह्मघातक है ॥ २७ ॥ अतएव इसकी समान पुरुषोंके प्रति विश्वास करना उचित नहीं है. आप साधु और सर्व्वसद्गुण सम्पन्न है अतएव आपकी मति पराये अनिष्टकी चिन्तामें नहीं दौडती ॥ २८॥ आपका चित्त शान्त होनेसे आप कपटाचारियोंका मन नहीं समझसके अतएव दुष्टजनोंका मध्यस्थ

अवश्यंभगवंतोमेमाननीयास्तपस्विनः ॥ भवंतोमुनयःक्वाऽपिनमिथ्यावादिनोभृशम् ॥ २५ ॥ सदाचाराःसुशांताश्चनविदुश्छलकारणम् ॥ कृतवैरेशठेस्तब्धेकामुकेचगतत्विषि ॥ २६ ॥ निर्लज्जेनैवकर्त्तव्यंसख्यंमतिमतासदा ॥ निर्लज्जोऽयंदुराचारोब्रह्महालंपटःशठः ॥ ॥ २७ ॥ नविश्वासस्तुकर्तव्यःसर्वथैवेदृशेजने ॥ भवंतोनिपुणाःसर्वेनद्रोहमतयःसदा ॥ २८ ॥ अनभिज्ञास्तुशांतत्वाच्चित्तानामतिवादिनाम् ॥ मुनयऊचुः ॥ जंतुःकृतस्यभोक्तावैशुभस्यत्वशुभस्यच ॥ २९ ॥ द्रोहंकृत्वाकुतःशांतिमाप्नुयान्नष्टचेतनः ॥ विश्वासघातकर्तारोनरकंयांतिनिश्चयम्॥३०॥दुःखंचसमवाप्नोतिनूनंविश्वासघातकः॥ निष्कृतिर्ब्रह्महंतॄणांसुरापानांचनिष्कृतिः॥३१॥विश्वासघातिनां नैवमित्रद्रोहकृतामपि ॥ समयंब्रूहिसर्वज्ञयथातेचेतसिध्रुवम्॥३२॥ तेनैवसमयेनाद्यसंधिःस्यादुभयोःकिल ॥ वृत्रउवाच ॥ नशुष्केणनचार्द्रेण नाश्मनानचदारुणा ॥३३॥ नवज्रेणमहाभागनदिवानिशिनैवच ॥ वध्योभवेयंविप्रेंद्राःशक्रस्यसहदैवतैः ॥ ३४ ॥

होना आपको उचित नहीं है. मुनिगणोने कहा हे राजन् ! जन्तुगण निश्चयही अपने किये पापपुण्यका फल भोग करते है॥ २९॥ तब नष्ट बुद्धि द्रोहाचरण करके किसप्रकार शान्तिलाभ करनेमे समर्थ होंगे ? विश्वासघातकोको निःसन्देह नरक प्राप्त होता है ॥ ३० ॥ और सदाही दुःख भोगते है इसमे सन्देह नहीं, वरन् ब्रह्मघातक और सुरापान करनेवालोंकी निष्कृति है ॥ ३१ ॥ किन्तु विश्वासघातक और मित्रद्रोही गणोंकी कुछभी निष्कृति नहीं है इनको अवश्य नरक भोगना होगा. अतएव हे सर्व्वज्ञ ! तुम्हारे मनमें जो निश्चित है वह नियम प्रकाशकरके कहो ॥ ३२ ॥ उसीके द्वारा तुम दोनोकी सन्धि स्थापन होगी. वृत्रासुरने कहा हे महाभाग मुनिगणो ! इन्द्र सम्पूर्ण देवताओंके सहित सूखी वा गीली वस्तुसे अथवा दारुण काष्ठ पत्थर ॥ ३३॥ तथा वज्रद्वारा रात्रि अथवा दिनमें मुझको न मारे

हे महाभागो ! यह मेरा नियम है ॥ ३४ ॥ मै इसी नियमानुसार उनके सहित सन्धिस्थापन करसक्ता हूं नहीं तो अन्य किसी प्रकारभी नहीं करसक्ता. व्यासजीने
कहा हे राजन् ! ऋषिगणोंने उसका वह वचन आदरपूर्व्वक स्वीकार किया ॥ ३५॥ और सुरराजको उसी स्थानमें बुलाकर सन्धिके नियम सुनाये इन्द्रनेभी वहां
मुनिगणोके सामने अग्निको साक्षी कर शपथ करी और चिन्तारूपी विपमज्वरसे मुक्त हुए वृत्रासुर तब इन्द्रके वचनमें विश्वास कर ॥ ३६ ॥ ३७ ॥ उनके सहित
मित्रतास्थापनपूर्व्वक एकत्र विहार करने लगा वह दोनो मिलित हो कभी गन्धमादनमें ॥ ३८ ॥ कभी समुद्रके तटपर आमोद अनुभवकर विचरण करने लगे.
दोनोका इस प्रकार सन्धिबन्धनपूर्वक मिलन होनेपर असुरराज वृत्रासुर अत्यन्त आनन्दित हुआ ॥ ३९॥ किन्तु देवराज इन्द्र उसको मारनेकी इच्छासे उस विप
यके सम्पूर्ण उपायकी चिन्ता करने लगे. इन्द्रने अत्यन्त उद्विग्नचित्तसे उसका छिद्र ढूंढते ढूंढते ॥ ४० ॥ कुछ काल व्यतीत किया इसप्रकार सन्धि स्थापन करने

एवंमेरोचतेसंधिःशक्रेणसहनान्यथा॥व्यासउवाच॥ऋषयस्तंतदाप्राहुर्बाढमित्येवचाहताः॥३५॥ समयंश्रावयामासुस्तत्रानीयसुरेश्वरम्॥इंद्रोपि
शपथांस्तत्रचकारविगतज्वरः॥३६॥साक्षिणंपावकंकृत्वामुनीनांसन्निधौकिल॥वृत्रस्तुवचनैस्तस्यविश्वासमगमत्तदा॥३७॥ बभूवमित्रवच्छक्रेस
हचर्यापरायणः॥कदाचिन्नंदनेचोभौकदाचिद्गंधमादने॥३८॥कदाचिदुदधेस्तीरेमोदमानौविचेरतुः॥ एवंकृतेचसंधानेवृत्रःप्रमुदितोभवत्॥३९॥
शक्रोऽपिवधकामस्तुतदुपायानचिंतयत्॥रंध्रान्वेषीसमुद्विग्नस्तदासीन्मघवाभृशम् ॥४०॥ एवंचिंतयतस्तस्यकालःसमभिवर्तत॥विश्वासंपरमं
प्रापवृत्रःशक्रेऽतिदारुणे॥४१॥एवंकतिचिदब्दानिगतानिसमयेकृते॥वृत्रस्यमरणोपायान्मनसींद्रोप्यचिंतयत् ॥४२॥ त्वष्टैकदासुतंप्राहविश्वस्तं
पाकशासने ॥ पुत्रवृत्रमहाभागशृणुमेवचनंहितम्॥४३॥नविश्वासस्तुकर्तव्यःकृतवैरेकथंचन॥मघवाकृतवैरस्तेसदाऽसूयापरःपरैः॥४४॥लोभा
न्मत्तोद्वेषरतःपरदुःखोत्सदान्वितः ॥ परदारलंपटःसपापबुद्धिप्रतारकः ॥ ४५ ॥ रंध्रान्वेषीद्रोहपरोमायावीमदगर्वितः ॥ यःप्रविश्योदरेमा
तुर्गर्भच्छेदंचकारह ॥ ४६ ॥

पर कई एक वर्ष व्यतीत हुए तब सरलचित्त वृत्रासुर अतिदारुण इन्द्रके प्रति अत्यन्त विश्वास करने लगा किन्तु इन्द्र उसके मारनेका उपाय विचारने लगे॥ ४१॥
॥ ४२ ॥ एक दिन विश्वकर्म्मानें अपनी सन्तान वृत्रासुरको पाकशासन इन्द्रके प्रति विश्वस्तचित्त जानकर कहा हे वत्स । वृत्र ! तुम मेरा हितकर वचन
सुनो ॥ ४३ ॥ देखो । जिसके साथ एकबार शत्रुता होगई उसका कभी विश्वास नहीं करना चाहिये । इन्द्र तुम्हारा परमशत्रु है वह सदा तुम्हारे अनिष्टकी
चिन्ता करता है अतएव उसका अब विश्वास न करना ॥ ४४ ॥ वह इन्द्र सर्वदाही लोभनिरत द्वेपरत परपीडा देनेमें उत्साहयुक्त परदारलम्पट पापबुद्धि
प्रतारक ॥ ४५ ॥ छिद्रका ढूंढनेवाला हिंसक मायावी और मदगर्वित है. हे वत्स ! अधिक और क्या कहूं उस पापिष्ठने लीलाक्रमसेही पापभयत्यागपूर्व्वक

माताके उदरमें प्रवेशकर गर्भछेदन किया ॥ ४६ ॥ उसके गर्भस्थित रोते हुए बालकके प्रथम सातभाग इसके उपरान्त उन सातभागोंके प्रत्येकको फिर सात भाग इस प्रकार ( उनचास ) भागमें छेदन किया. अतएव हे पुत्र ! उसका कभी विश्वास नहीं करना चाहिये ॥ ४७ ॥ जो सर्वदाही पाप कार्यमें प्रवृत्त है उसको पुनर्वार पापकार्य्य करनेमें क्या लज्जा है. व्यासजीने कहा हे राजन् ! वृत्रासुरका मरणकाल उपस्थित हुआ था इससे वह पिताके हेतुयुक्त वचनसे प्रबोधित होनेपरभी उसको शुभकर नहीं समझसका अनन्तर एकदिन समुद्रके तटपर असुरको देखा ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ सन्ध्याके समय अति दारुण मुहूर्त उपस्थित होनेपर इन्द्रने उस महासुर वृत्रासुरको देख ब्रह्माके वरदानविषयकी चिन्ता करी ॥ ५० ॥ कि, इस समय यह भयंकर सन्ध्या

सप्तकृत्वःसप्तकृत्वःक्रंदमानमनातुरः ॥ तस्मात्पुत्रनकर्तव्योविश्वासस्तुकथंचन ॥ ४७ ॥ कृतपापस्यकालज्जापुनःपुत्रप्रकुर्वतः ॥ व्यास उवाच ॥ एवंप्रबोधितःपित्रावचनैर्हेतुसंयुतैः ॥ ४८ ॥ नबुबोधतदावृत्रआसन्नमरणःकिल ॥ सकदाचित्समुद्रान्तेतमपश्यन्महासुरम् ॥ ॥४९॥ संध्याकालउपावृत्तेमुहूर्तेऽतीवदारुणे ॥ ततःसंचिंत्यमघवावरदानंमहात्मनाम् ॥५०॥ संध्येयंवर्ततेरौद्रानरात्रिर्दिवसोनच॥हंतव्योऽयंमयाचाऽद्यबलेनैवनसंशयः ॥५१॥ एकाकीविजनेचाऽत्रसंप्राप्तःसमयोचितः ॥ एवंविचार्यमनसासस्मारहरिमव्ययम् ॥५२॥ तत्राऽऽजगामभगवानदृश्यःपुरुषोत्तमः ॥ वज्रमध्येप्रविश्याऽसौसंस्थितोभगवान्हरिः॥५३॥ इन्द्रोबुद्धिंचकाराऽऽशुतदावृत्रवधंप्रति॥इतिसंचिन्त्यमनसा कथंहन्यांरिपुंरणे ॥ ५४ ॥ अजेयंसर्वथासर्वदेवैश्चदानवैस्तथा ॥ यदिवृत्रंनहन्म्यद्यवंचयित्वामहाबलम् ॥ ५५ ॥ नश्रेयोममनूनंस्यात्सर्वथारिपुरक्षणात् ॥ अपांफेनंतदापश्यत्समुद्रेपर्वतोपमम् ॥ ५६ ॥ नाऽयंशुष्कोनचार्द्रोऽयंनचशस्त्रमिदंतथा ॥ अपांफेनंतदाशक्रोजग्राहकिललीलया ॥ ५७ ॥

उपस्थित हुई है इस समय दिनभी नहीं रात्रिभी नहीं और यह दैत्यभी अकेला निर्जनस्थानमें यथासमय उपस्थित हुआ है अतएव इस समय बलपूर्वकही इसको मारना चाहिये इसमें अब संशय नहीं. इन्द्रने इसप्रकार मनमें विचारकर अव्ययात्मा हरिको स्मरण किया ॥ ५१ ॥ ५२ ॥ भगवान् पुरुषोत्तम हरिभी उस स्थानमें अदृश्यभावसे आय वज्रमे प्रविष्ट हुए ॥ ५३ ॥ तब इन्द्र शीघ्रही वृत्रासुरको मारनेके निमित्त स्थिरचित्त हुआ किन्तु चिन्ता करने लगा कि ॥ ५४ ॥ देव दानवगणोंको सर्व्वथा अजेय इस शत्रुको रणमे किसप्रकार मारूं और यदि इस महाबलवान् शत्रुको छलकर इस समय न मारूं ॥ ५५ ॥ तो इस दुरन्त शत्रुके वर्त्तमान रहनेपर हमारा कुछभी मंगल नहीं. इन्द्रने चिन्ता करते करते समुद्रके जलमें पर्व्वतकी समान फेन देखा ॥ ५६ ॥ तिस समय उसको सूखाभी

नहीं गीलाभी नहीं और शस्त्रभी नहीं यह विचारकर उसको लीलापूर्वकही ग्रहणकिया ॥५७॥ और तत्काल परमभक्तिसहित पराशक्ति भुवनेश्वरीका स्मरणकिया भगवतीने स्मरणमात्रसेही अपना अंश फेनमे स्थापनकिया ॥५८॥इधर नारायणाधिष्ठित वज्रभी उस फेनपिण्डसे ढकगया तब इन्द्रने वह फेनसे ढकाहुआ वज्र वृत्रासुरको मारा ॥ ५९ ॥ तब तत्काल वृत्रासुर उस वज्रसे आहत होकर अचलकी समान गिरपडा वृत्रासुरके निहत होनेपर इन्द्र अत्यन्त प्रसन्नचित्त हुए ॥ ६० ॥ ऋषिगणभी अनेक स्तवद्वारा उनकी स्तुति करनेलगे देवताओंसहित इन्द्र प्रसन्न हुए ॥६१॥ अनन्तर जिनके अनुग्रहसे शत्रु मारागया देवराज इन्द्रने देवतागणोके सहित उन्हीं देवकी पूजाकरी और अनेक प्रकारके स्तवसे उनको प्रसन्न किया ॥ ६२ ॥ फिर नन्दनवनमें परमशक्तिकी पद्मरागमयी मूर्ति इन्द्रने स्थापन करी ॥ ६३ ॥ हे महाराज ! तबसेही सब देवतालोग तीनो संध्याओमे देवकी पूजा करने लगे और तबसेही श्रीदेवी देवतागणोकी कुल देवता

परांशक्तिंचसस्मारभक्त्यापरमयायुतः ॥ स्मृतमात्रातदादेवीस्वांशंफेनेन्यधापयत् ॥ ५८ ॥ वज्रंतदावृतंतत्रचकारहरिसंयुतम् ॥ फेनावृतंपवित्रंशक्रश्चिक्षेपतंप्रति ॥५९॥ सहसानिपपाताऽऽशुवज्राहतइवाचलः ॥ वासवस्तुप्रहृष्टात्माबभूवनिहतेतदा ॥ ६० ॥ ऋषयश्चमहेंद्रंतमस्तुवन्विविधैःस्तवैः ॥ हतशत्रुःप्रहृष्टात्मावासवःसहदैवतैः॥६१॥देवींसंपूजयामासयत्प्रसादाद्धतोरिपुः॥प्रसादयामासतदास्तोत्रैर्नानाविधैरपि॥६२॥ देवोद्यानेपराशक्तेःप्रासादमकरोद्धरिः ॥पद्मरागमयींमूर्तिंस्थापयामासवासवः ॥६३॥ त्रिकालंमहतींपूजांचक्रुःसर्वेऽपिनिर्जराः॥तदाप्रभृतिदेवानांश्रीदेवीकुलदैवतम्॥६४॥विष्णुंत्रिभुवनश्रेष्ठंपूजयामासवासवः॥ततोहतेमहावीर्येवृत्रेदेवभयंकरे॥६५॥प्रववौचशिवोवायुर्जहृषुर्देवतास्तथा॥ हतेतस्मिन्सगंधर्वायक्षराक्षसकिन्नराः ॥६६॥इत्थंवृत्रःपराशक्तिप्रवेशयुतफेनतः॥तयाकृतविमोहाच्चशक्रेणसहसाहतः ॥६७॥ ततोवृत्रनिहंत्रीति देवीलोकेषुगीयते॥शक्रेणनिहतत्वाच्चशक्रेणहतउच्यते ॥६८॥ इतिश्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कंधे षष्ठोऽध्यायः ॥६ ॥ व्यासउवाच ॥ अथतंपतितंदृष्ट्वाविष्णुर्विष्णुपुरींययौ ॥ मनसाशंकमानस्तुतस्यहत्याकृतंभयम् ॥ १ ॥

हुई ॥ ६४ ॥ उसी समय इन्द्रने तीनो भुवनोमे श्रेष्ठ विष्णुकी पूजा करी, अनन्तर महावीर्य्य भयंकर वृत्रासुरके मारे जानेपर ॥ ६५ ॥ मन्द मन्द शुभकर पवन चलने लगा देवगण, गन्धर्व, राक्षस और किन्नरगण महानन्दमे विचरण करनेलगे ॥६६॥ हे महाराज! वृत्रासुर भगवतीकी मायासे मोहित हुआ था और उसी पराशक्तिके फेनमे प्रवेश करनेसे इन्द्र उस असुरको सहसा मारनेमें समर्थ हुएथे॥६७॥और इसी कारणसे देवी भुवनेश्वरी "वृत्रनिहन्त्री" नामसे त्रिलोकमें विख्यात हुई किन्तु इन्द्रने उसको बाह्यदृष्ट फेनद्वारा विनाश किया था. इस कारण इन्द्रसे मारागया है यही लोक कहते है ॥ ६८ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! अनन्तर देवदेव विष्णने वृत्रासुरको पडा हुआ देख मनही मनमें उसके

हत्याजनित भयकी शंका करते करते वैकुण्ठपुरमें गमन किया ॥ १ ॥ इधर इन्द्रभी परमशत्रु वृत्रासुरके मारेजानेपर पापके भयसे डरकर अमरपुरको चलेगये तिससमय मुनिगणभी अत्यन्त उद्विग्न हो चिन्ता करनेलगे कि ॥ २ ॥ हमनेही वृत्रासुरको छलकर क्या पाप कर्म किया है हाय । देवराज इन्द्रके संग दोपसे आज हमारा "मुनि" यह नाम वृथा हुआ ॥ ३ ॥ वृत्रासुरने हमारे वचनसेही इन्द्रका विश्वास किया था अतएव विश्वासघातकके संग दोपसे आज हम भी विश्वास घातक हुए ॥ ४ ॥ ममताही सम्पूर्ण अनर्थोंका मूल है अतएव उस ममताको धिक्कार है क्योंकि ममताकी पाशमें बद्ध होकरही हमने छलपूर्वक शपथसे वृत्रासुरको छला है॥५॥ स्वयं पापकार्य्य न करकेभी जो पाप कार्य्य नकरनेका दूसरेके संग परामर्श करें वा उस विषयमें बुद्धिप्रदान करें अथवा उस कार्य्यके करनेमें प्रेरण कर वा जिस किसीभी प्रकारसे उनका पक्षका आश्रय करे वहभी निःसन्देह पापके भागी होते हैं ॥ ६ ॥ विष्णु सत्त्वप्रधान होनेपरभी उन्होंने वज्रमें प्रवेशपूर्वक

इंद्रोऽपिभयसंत्रस्तोययाविंद्रपुरींततः ॥ मुनयोभयसंविग्नाह्यभवन्निहतेरिपौ ॥२॥ किमस्माभिःकृतंपापंयदसौवंचितःकिल ॥ मुनिशब्दोवृथा जातःसुरेशस्यचसंगमात् ॥३॥ अस्माकंवचनाद्वृत्रोविश्वासमगमात्किल॥ विश्वासघातिनःसंगाद्वयंविश्वासघातकाः ॥ ४ ॥ धिगियंममतापा पमूलमेवमनर्थकृत् ॥ यदस्माभिश्छलंकृत्वाशपथैर्वंचितोऽसुरः ॥ ५ ॥ मंत्रकृद्बुद्धिदाताचप्रेरकःपापकारिणाम् ॥ पापभाक्सभवेन्नूनंपक्षकर्ता तथैवच ॥ ६ ॥ विष्णुनाऽपिकृतंपापंयत्साहाय्यमवाप्तवान् ॥ वज्रंप्रविश्ययेनाऽसौपातितःसत्त्वमूर्तिना ॥ ७ ॥ नूनंस्वार्थपरःप्राणीनपापात्त्रा समश्नुते ॥ हरिणाहरिसंगेनसर्वथादुष्कृतंकृतम् ॥ ८ ॥ द्वावेवस्तःपदार्थानांद्वावेवनिधनंगतौ ॥ प्रथमश्चतुरीयश्चयौत्रिलोक्यांतुदुर्लभौ॥९॥ अर्थकामौप्रशस्तौद्वौसर्वेषांसंमतौप्रियौ ॥धर्मधर्मेतिवाग्वादोदंभोऽयंमहतामपि ॥ १० ॥ मुनयोऽपिमनस्तापमेवंकृत्वापुनःपुनः ॥ जग्मुः स्वानाश्रमानेवविमनस्काहतोद्यमाः ॥ ११ ॥

इन्द्रकी सहायताकर वृत्रासुरका विनाश कियाहै तो वहभी पापके भागी हुए हैं इसमें सन्देह नहीं ॥ ७॥ जब भगवान् विष्णुनेभी इन्द्रके सहित सम्मिलित होकर इस प्रकार पापाचरण किया तब निःसंदेह बोध होता है कि, मनुष्यके स्वार्थमें रत होनेपर पापसे फिर भय प्राप्त नहीं होता ॥ ८ ॥ बोध होता है कि इससमय धर्म अर्थ, काम, मोक्ष इन चार पदार्थोंमें त्रिभुवन दुर्लभ प्रथम और चतुर्थ धर्म्म तथा मोक्ष एकबारही विनष्ट हुए हैं ॥९॥ और अर्थ तथा कामही श्रेष्ठ कहकर प्रिय हुआ है तो "धर्म्मधर्म्म" यह वचन केवल वचनमात्र है तो इस समय महत् पंडित गणोंकोभी दम्भका कारण हुआ है वास्तवमें निष्ठापरायण होकर भक्तिभावसे कोई धर्म्मका अनुष्ठान नहीं करता॥ १०॥हे राजन्!मुनिगण वारम्वार इसप्रकार मनस्तापकर विमन हुए और हतउद्योग हो अपने अपने आश्रममें चलेगये११॥

इधर विश्वकर्मा इन्द्रसे अपना पुत्र मराहुआ सुनकर शोकसन्तप्त हृदयसे रोदन करनेलगे और मनमें अत्यन्त दुःखको प्राप्तहुए ॥ १२ ॥ अनन्तर वृत्रासुर जिस स्थानमे पडाथा उन्होंने वहां जाय उसको इस अवस्थामे देख अत्यन्त दुःखित हृदयसे उसका दाहादिसंस्कार और पारलौकिक क्रिया यथाविधिसे करी ॥ ॥ १३ ॥ और स्नानके अनन्तर इसका तर्पण तथा और्ध्वदेहिक क्रिया कर अत्यन्त शोकार्त हृदयसे मित्रघाती पापिष्ठ इन्द्रको शाप दिया कि ॥ १४ ॥ इन्द्रने जिसप्रकार मेरे पुत्रको शपथद्वारा लुभायकर निहत किया है इसप्रकार वहभी विधाताके दिये हुए अत्यन्तभारी दुःखको प्राप्तहो ॥ १५ ॥ हे राजन् ! पुत्रशोकसे सन्तप्त विश्वकर्मा सुरेश्वरको इसप्रकार शाप दे मेरुपर्व्वतके शिरका आश्रयकर अत्यन्तकठिन तपस्याका अनुष्ठान करने लगे ॥ १६ ॥ जनमेजयने कहा हे पितामह ! सुरराज इन्द्रने त्वष्टाके पुत्र वृत्रासुरको मारकर सुख पायाथा वा दुःख ? पहले वह आप मुझसे वर्णन कीजिये॥ १७॥ व्यासजीने कहा हे महाराज !

त्वष्टातुनिहतंश्रुत्वापुत्रमिंद्रेणभारत ॥ रुरोददुःखसंतप्तोनिर्वेदमगमत्पुनः ॥ १२ ॥ यत्राऽसौपतितस्तत्रगत्वावीक्ष्यतथागतम् ॥ संस्कारंकारयामासविधिवत्पारलौकिकम् ॥ १३ ॥ स्नात्वाऽस्यसलिलंदत्त्वाकृत्वाचैवौर्ध्वदेहिकम् ॥ शशापेंद्रंसशोकार्तःपापिष्ठंमित्रघातकम् ॥ १४ ॥ यथामेनिहतःपुत्रःप्रलोभ्यशपथैर्भृशम् ॥ तथेंद्रोपिमहद्दुःखंप्राप्नोतुविधिनिर्मितम् ॥ १५ ॥ इतिशप्त्वासुरेशानंत्वष्टातापसमन्वितः ॥ मेरोःशिखरमास्थायतपस्तेपेसुदुष्करम् ॥ १६ ॥ जनमेजयउवाच ॥ हत्वात्वाष्ट्रंसुरेशोऽथकामवस्थामवाप्तवान् ॥ सुखंवादुःखमेवाऽग्रेतन्मेब्रूहिपितामह ॥१७॥ व्यासउवाच ॥ किंपृच्छसिमहाभागसंदेहःकीदृशस्तव ॥ अवश्यमेवभोक्तव्यंकृतंकर्मशुभाऽशुभम् ॥१८ ॥ बलिष्ठैर्दुर्बलैर्वाऽपिस्वल्पंवाबहुवाकृतम् ॥ सर्वथैवहिभोक्तव्यंसदेवासुरमानुषैः ॥१९ ॥ शक्रायेत्थंमतिर्दत्ताहरिणावृत्रघातिने ॥ प्रविष्टोऽथपविंविष्णुःसहायःप्रत्यपद्यत॥२०॥नचाऽऽपदिसहायोभूद्वासुदेवःकथंचन ॥ समयेस्वजनःसर्वःसंसारेऽस्मिन्नराधिप ॥ २१ ॥ दैवेविमुखतांप्राप्तेनकोऽप्यस्तिसहायवान् ॥ पितामातातथाभार्याभ्रातावाऽथसहोदरः ॥ २२ ॥

आप क्या पूँछते है ? आपका सन्देह किस प्रकार है ? आप निःसन्देह जानिये कि, जीवगणोंको अपने किये हुए शुभाशुभ कर्म्मोंका फल अवश्यही भोगना होगा ॥१८॥ बलवान् हो अथवा दुर्बल हो और देवता असुर अथवा मनुष्यादि जो कोई हो सबकोही अपने कियेहुए पापपुण्यका अल्प वा अधिक होनेपर भी भलीभाँति उसका फल भोगना होगा॥ १९॥इन्द्रने जब वृत्रासुरको मारनेकी चेष्टा की थी विष्णुने तभी उनको बुद्धिदानकर और वज्रमें प्रविष्ट हो उनकी सहायता की थी॥ २०॥किन्तु विपदके समयमे विष्णुने किसीप्रकारभी इन्द्रकी सहायता नहीं की. अतएव हे नरेन्द्र ! इस संसारमें सम्पूर्ण समयपरही स्वजन होते है॥ २१॥ किन्तु दैवके प्रतिकूल होनेपरभी कोईभी फिर सहायता करनेवाला दिखाई नहीं देता अधिक क्या दैवके प्रतिकूल होनेपर पिता माता भार्य्या वा सहोदर ॥ २२॥

सेवक मित्र अथवा औरसपुत्र कोईभी दैवके प्रतिकूल होनेपर सहायता लाभ करनेमें समर्थ नहीं होता ॥ २३ ॥ वास्तवमें जो पाप वा पुण्य करता है वही उसका फल भोग करताहै । वृत्रासुरके मारेजानेपर फिर सब अपने अपने स्थानको चलेगये किन्तु ब्रह्महत्याके पापप्रभावसे शचीपति इन्द्र अत्यन्त तेजहीन होगये ॥ २४ ॥ तब सब देवता ब्रह्मघातक कहकर उनकी निन्दा करनेलगे वह और भी कहने लगे कि कौन पुरुष शपथपूर्व्वक सत्य कहकर ॥ २५ ॥ विश्वस्त मित्रभावको प्राप्तहुए मुनिवरको मारनेकी इच्छा करता है ? हे महाराज । तिस समय देवतागणोंकी गोष्ठीमें, सुरोद्यानमें, गन्धर्वगणोंके सम्मिलनमें ॥ २६ ॥ अधिक क्या सब स्थानोंमे ही इस वातकी चर्चा होनेलगी कि, इन्द्रने विश्वास किये हुए वृत्रासुरको मुनिगणोंसे धोका दिलाय छलपूर्वक स्वयं निहतकर क्या दुष्कर कार्य किया है उन्होंने वेदका सनातन प्रमाण छोडकर लीलापूर्वकही वृत्रासुरको निहतकर सौगत अर्थात् बौद्धमतका आश्रय किया है ॥ २७ ॥ २८ ॥

सेवकोवाऽपिमित्रंवापुत्रश्चैवतथौरसः ॥ प्रतिकूलेगतेदेवेनकोऽप्येतिसहायताम् ॥ २३ ॥ भोक्तापापस्यपुण्यस्यकर्ताभवतिसर्वथा ॥ वृत्रंहत्वा गताःसर्वेनिस्तेजस्कःशचीपतिः ॥ २४ ॥ शेपुस्तंत्रिदशाःसर्वेब्रह्महेत्यनुवञ्छनैः ॥ कोनामशपथान्कृत्वासत्यंदत्त्वावचःपुनः ॥ २५ ॥ जिघां सतिसुविश्वस्तंमुनिंमित्रत्वमागतम् ॥ देवगोष्ठ्यांसुरोद्यानेगंधर्वाणांसमागमे ॥२६॥ सर्वत्रैवकथातस्यविस्तारमगमत्किल॥ किंकृतंदुष्कृतंकर्म शक्रेणाऽद्यजिघांसता ॥ २७ ॥ वृत्रंछलेनविश्वस्तंमुनिभिश्चप्रतारितम् ॥ वेदप्रमाणमुत्सृज्यस्वीकृतंसौगतंमतम् ॥ २८॥ यदयंनिहतःशत्रुर्वच यित्वाऽतिसाहसात् ॥ कोनामवचनंदत्त्वाविपरीतमथाऽऽचरेत् ॥ २९ ॥ विनाशक्रंहरिंवाऽऽपियथाऽयंविनिपातितः ॥ एवंविधाःकथाश्चाऽ न्याःसमाजेष्वभवन्भृशम् ॥ ३० ॥ शुश्रावेंद्रोऽपिविविधाःस्वकीर्तेर्हानिकारकाः ॥ यस्यकीर्तिर्हतालोकेधिक्तस्यैवकुजीवितम् ॥ ३१ ॥ यंदृष्ट्वापथिगच्छंतंशत्रुःस्मेरमुखोभवेत् ॥ इंद्रद्युम्नोऽपिराजर्षिःपतितःकीर्तिसंक्षयात् ॥ ३२ ॥ स्वर्गादकृतपापोऽसौपापकृत्किंनपात्यते ॥ स्वल्पेऽपराधेऽपिनृपोययातिःपतितःकिल ॥ ३३ ॥

जिसप्रकार वृत्रासुरको निहत किया है इसी प्रकार वचन देकर कौन पुरुष अन्यथा करेगा ॥ २९ ॥ विष्णु और इन्द्रके सिवाय और कौन उसका विपरीताचरण करसक्ता है ? तिस काल इस प्रकार अनेक बातें अनेक समाजोंमें अधिकतासे होने लगीं ॥ ३० ॥ इधर इन्द्रनेभी अपनी कीर्तिमे हानिकर यह सब बातें सुनीं, हे महाराज । लोकमे जिसकी कीर्ति नष्ट होगई उसके उस निन्दित जीवनको धिक्कार है ॥ ३१ ॥ हाय । विनष्टकीर्ति मनुष्यको मार्गमे जाताहुआ देखकर शत्रु हँसते हैं जब राजर्षि इन्द्रद्युम्न निष्पाप होनेपर भी कीर्त्तिक्षय होनेके कारण स्वर्गसे गिरेथे ॥ ३२ ॥ तब पापाचारी गण किस प्रकार न गिरेंगे ? नरपति ययाति अत्यन्त अल्प अपराधमेंभी स्वर्गसे गिरकर ॥ ३३ ॥

अठारहयुगपर्य्यन्त कर्कटयोनिको प्राप्त हुए थे अधिक क्या भगवान् स्वयं हरिनेभी भृगुकी स्त्रीका शिरश्छेदन करनेपर ॥ ३४ ॥ ब्रह्मशापसे वराहमकरादि योनिमें जन्म ग्रहणकिया था उन्होंने सर्वव्यापी होनेपरभी क्षुद्र वामनरूप धारणकर याचना करनेकेलिये बलिके गृहमें गमन किया था॥ ३५॥अतएव पापकारी पुरुषगण इनकी अपेक्षा अब क्या अत्यन्त दुःखको प्राप्त न होंगे ? हे भरतभूषण । रामचन्द्र भी भृगुके शापसे वनवासमें सीताके विरहसे ॥ ३६ ॥ अत्यन्त भारी दुःखको प्राप्त हुए थे इसी प्रकार इन्द्रभी ब्रह्महत्याजनित पापसे ऐसे भीत हुए थे ॥ ३७ ॥ सम्पूर्ण ऐश्वर्य्ययुक्त होकर भी घरमे उनको सन्तोष न हुआ तब इन्द्राणी उनको हीनतेजयुक्त देखकर बोली ॥ ३८ ॥ जो कि वारंवार श्वास लेते भयसे व्याकुल नष्टसंज्ञा और चेतनाहीन थे उनसे कहा हे स्वामी ! अब क्यो भयभीत हो ?

नृपःकर्कटतांप्राप्तोयुगानष्टादशैवतु ॥ भृगुपत्नीशिरश्छेदाद्भगवान्हरिरच्युतः ॥३४ ॥ ब्रह्मशापात्पशोर्योनौसंजातोमकरादिषु ॥ विष्णुश्चवामनोभूत्वायाचनार्थंबलेर्गृहे ॥ ३५ ॥ गतःकिमपरंदुःखंप्राप्नोतिदुष्कृतीनरः ॥ रामोऽपिवनवासेषुसीताविरहजंबहु ॥ ३६ ॥ दुःखंचप्राप्तवान्घोरंभृगुशापेनभारत ॥ तथेंद्रोऽपिब्रह्महत्याकृतंप्राप्यमहद्भयम् ॥ ३७ ॥ नस्वास्थ्यंप्रापगेहेऽसौसर्वसिद्धिसमन्विते ॥ पौलोमीतंसभाहीनंदृष्ट्वाप्रोवाचवासवम् ॥ ३८ ॥ निश्वसंतंभयत्रस्तंनष्टसंज्ञंविचेतनम् ॥ किंप्रभोऽद्यभयार्तोऽसिमृतस्तेदारुणोरिपुः ॥ ३९ ॥ कांचिंतावर्ततेकांततवशत्रुनिषूदन ॥ कस्माच्छोचसिलोकेशनिःश्वसन्प्राकृतोयथा ॥ ४० ॥ नाऽन्योऽस्तिबलवाञ्छत्रुर्येनचिंतापरोभवान् ॥ इंद्रउवाच ॥ नाऽरातिर्बलवान्मेऽस्तिनशांतिर्नसुखंतथा ॥ ४१ ॥ ब्रह्महत्याभयाद्राज्ञिबिभेमिसततंगृहे ॥ नंदनंनसुखाकारंनाऽमृतंनगृहंवनम्॥ ॥ ४२ ॥ गंधर्वाणांतथागेयंनृत्यमप्सरसांपुनः ॥ नत्वंसुखकरानारीनानाचसुरयोषितः ॥ ४३ ॥

तुम्हारा दारुण शत्रु मरगया है॥ ३९ ॥हे शत्रुनाशी स्वामिन् ! कहिये अब आपको क्या चिन्ता है? हे लोकेश ! आप साधारण पुरुषोंकी समान वारंवार श्वास लेते क्या शोच रहे हैं ?॥ ४० ॥अब तो कोई आपका ऐसा बलवान् शत्रु नहीं है जिसकी आपको चिन्ता हो, तब इन्द्रने कहा हे प्रिये । न तो मेरा कोई बलवान् शत्रुहै पर तोभी मुझे शान्ति और सुख नहीं है ॥ ४१ ॥ हे महारानी । मैं घरमें स्थित हुआभी ब्रह्महत्याके भयसे निरन्तर भयभीत हूं, हे देवि । नन्दनवन अलका भवन अमृतवन ॥ ४२ ॥ गन्धर्वगणोका मनोरम संगीत, और अप्सरागणोंका मनोहर नृत्य यह सम्पूर्णही मुझको सुखदायक बोध नहीं होते अधिक क्या तुम्हारी समान

त्रिभुवनसुन्दरी नारी और अन्यान्यसुरसुन्दरीगण ॥४३॥ तथा कामधेनु, मन्दार, पारिजात, सन्तान कल्पवृक्ष और हरिचन्दन इत्यादि देवतागणोंके वृक्षभी मुझको सुखदायक बोध नहीं होते, इससमय मैं क्या करूं? कहां जाऊं कहां जानेसे सुख हो? ॥४४॥ हे प्रिये! इसप्रकार चिन्तातुर होकरही मैं अपने चित्तमें सुख लाभ नहीं करसक्ता. व्यासजीने कहा हे राजन्! मूढ इन्द्र परमकातर हुई प्रिया शचीसे इस प्रकार वचन कहकर ॥ ४५ ॥ गृहसे निकले और परम मनोहर मानससरोवरमें गये। देवराज इन्द्र वहां भय और शोकसे क्षीणदेह हो पद्मनालमें प्रविष्ट होकर रहे ॥ ४६ ॥ किन्तु वह घोरतर पापमें अभिभूत हुए थे, इसी कारण उस समय उनको कोई नहीं पहँचानसका वह निश्चल सर्पके समान ॥ ४७ ॥ आहारविहारशील चिन्तार्त असहाय और विकलेन्द्रिय होकर उसी जलमें गुप्तरूपसे वास करनेलगे अनन्तर देवराज इन्द्रके ब्रह्महत्याभयसे पीडित हो प्रस्थान करनेपर॥४८॥देवतागण अत्यन्त चिन्तायुक्त हुए क्योंकि उस समय सर्वत्रही

नतथाकामधेनुश्चदेववृक्षःसुखप्रदः ॥ किंकरोमिक्वगच्छामिक्वशर्ममजायते॥४४॥इतिचिंतापरःकान्तेनलभेसुखमात्मनि ॥व्यासउवाच ॥इत्यु
क्त्वावचनंशक्रःप्रियांपरमकातराम्॥४५॥निर्जगामगृहान्मंदोमानसंसरउत्तमम् ॥ पद्मनालेप्रविष्टोसौभयार्तःशोककर्षितः॥४६॥नप्रज्ञायतदेवेंद्र
स्त्वभिभूतश्चकल्मषैः॥प्रतिच्छन्नोवसत्यप्सुचेष्टमानइवोरगः॥४७॥असहायस्तुरापाडैश्चिन्तार्तोविकलेंद्रियः॥ ततःप्रनष्टेदेवेन्द्रेब्रह्महत्याभयार्दि
ते॥४८॥ सुराश्चिंतातुराश्चाऽऽसन्नुत्पाताश्चाऽभवन्नथ ॥ ऋषयःसिद्धगंधर्वाभयार्ताश्चाऽभवन्भृशम् ॥४९॥ अराजकंजगत्सर्वमभिभूतमुपद्रवैः॥
अवर्षणंतदाजातंपृथिवीक्षीणवैभवा ॥ ५० ॥ विच्छिन्नस्रोतसोनद्यःसरांस्यनुदकानिवै ॥ एवंत्वराजकेजातेदेवतामुनयस्तथा ॥५१॥ विचार्य
नहुषंचक्रुःशक्रंसर्वेदिवौकसः ॥ संप्राप्यनहुषोराजाधर्मिष्ठोऽपिरजोबलात् ॥५२॥ बभूवविषयासक्तःपंचबाणशराहतः ॥ अप्सरोभिर्वृतःक्रीड
न्देवोद्यानेषुभारत ॥ ५३ ॥ शक्रपत्नीगुणाञ्छ्रुत्वाचकमेतांसपार्थिवः ॥ ऋषीनाहकिमिंद्राणीनोपगच्छतिमांकिल ॥ ५४ ॥

अनेक प्रकारके उत्पात होनेलगे । ऋषिगण सिद्ध और गन्धर्वगण अत्यन्त भयार्त हुए ॥ ४९ ॥ क्योंकि तिसकाल सम्पूर्ण जगत् अराजक होनेपर अनेक प्रकारके उपद्रवोंसे अभिभूत होनेलगा तब अनावृष्टिके कारण पृथ्वीमें अल्पधान्य॥५०॥ नदियोंमें अत्यन्त अल्पजल,और सम्पूर्ण सरोवर जलहीन हुए । इस प्रकार अराजकता उपस्थित होनेपर स्वर्गवासी समस्त देवतागण और ऋषिगणोंने॥५१॥विचार करके नहुषराजाको इन्द्रके पदमें अभिषिक्त किया.हे महाराज!नहुष धार्मिक होनेपरभी रजोगुणके प्रभावसे ॥५२॥ कामबाणसे हत होकर अत्यन्त विषयासक्त हुए तिस समय वह नरपति अप्सरागणोंके सहित हो देवोद्यानमें क्रीडा करनेलगे ॥ ॥ ५३ ॥ एक दिन उन्होंने इन्द्रपत्नी शचीकी गुणमाधुरी श्रवण करके उसको प्राप्त करनेकी अभिलाषा की । अनन्तर उन्होंने ऋषिगणोंसे कहा कि, इंद्राणी

क्यों नहीं आती ? ॥ ५४ ॥ आपने और सम्पूर्ण देवताओंने मिलित होकर मुझको इन्द्रत्वपदमें वरण किया है, किन्तु अबतकभी इन्द्राणी मेरे निकट क्यों नहीं आई ? हे देवताओ ! बहुत शीघ्र शचीको सेवाके निमित्त मेरे समीप लाओ ॥५५॥ यदि आपको मेरा प्रिय करना है तो यह कार्य करो. मै इस समय इन्द्र हूं इससे देवतागण और सम्पूर्ण लोकोंका ईश्वर हुआ हूं ॥५६॥ अतएव अब शीघ्रही इन्द्राणी मेरे भवनमें आवे देवतागण और देवर्षिगण नहुषका यह वचन सुनकर ॥५७॥ चिन्तातुर हुए और शचीके निकट जाय मस्तक झुकाकर कहनेलगे हे इन्द्रपत्नि ! दुराचार नहुष आपकी इच्छा करता है ॥५८॥ उसने कुपित होकर हमसे कहा कि शचीको शीघ्र इस स्थानमे लाओ. हे देवि ! हमने उसकोही इन्द्र किया है और हम उसकेही आधीन हुए हैं अतएव हम इस समय क्या करें ? ॥ ॥५९॥ इन्द्रपत्नी शची उनका यह वचन सुन अत्यन्त दुर्मन हुई और बृहस्पतिजीसे कहने लगीं हे ब्रह्मन् ! मैं आपकी शरणागत हूं मेरी दुराचार नहुषके हाथसे

भवद्भिश्चामरैःसर्वैःकृतोऽहंवासवस्त्विह॥ प्रेषयध्वंसुराःकामंसेवार्थममवैशचीम्॥५५॥प्रियंचेन्ममकर्तव्यंसर्वथामुनयोऽमराः॥ अहमिंद्रोऽद्यदेवानांलोकानांचतथेश्वरः॥५६॥ आगच्छतुशचीमह्यंक्षिप्रमद्यनिवेशनम्॥ इतितस्यवचःश्रुत्वादेवादेवर्षयस्तथा॥५७॥गत्वाचिंतातुराःप्रोचुःपौलोमीप्रणतास्ततः॥इंद्रपत्निदुराचारोनहुषस्त्वामिहेच्छति॥५८॥कुपितोऽस्मानुवाचेदंप्रेषयध्वंशचीमिह॥किंकुर्मस्तदधीनाःस्मयेनेंद्रोऽयंकृतःकिल ॥५९॥ तच्छ्रुत्वादुर्मनादेवीबृहस्पतिमुवाचह ॥ रक्षमांनहुषाद्ब्रह्मंस्तवाऽस्मिशरणंगता ॥६०॥ बृहस्पतिरुवाच ॥ नभेतव्यंत्वयादेविनहुषात्पापमोहितात् ॥ नत्वांदास्याम्यहंवत्सेत्यक्त्वाधर्मंसनातनम्॥६१॥ शरणागतमार्तंचयोददातिनराधमः ॥ सएवनरकंयातियावदाभूतसंप्लवम् ॥ ६२ ॥ स्वस्थाभवपृथुश्रोणिनत्यक्ष्येत्वांकदाचन ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे वृत्रवधे सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ व्यासउवाच॥नहुषस्त्वथतांश्रुत्वागुरोस्तुशरणंगताम् ॥ चुक्रोधस्मरबाणार्तस्तमांगिरसमाशुवै ॥१॥ देवानाहांगिरासूनुर्हतव्योऽयंमयाकिल ॥ इतींद्राणींगृहेमूढोरक्षतीतिमयाश्रुतम् ॥ २ ॥

रक्षा कीजिये ॥ ६० ॥ तब बृहस्पतिजीने कहा हे देवि ! पापमोहित नहुषसे तुम डर मत करो, हे वत्से ! सनातनधर्म परित्याग कर मैं तुमको नहुषके हाथमें नहीं दूंगा ॥ ६१ ॥ जो नराधम शरणागत कातर पुरुषको पराये हाथमें देता है वह प्रलयकालपर्यन्त दुर्विपाक नरक भोगता है इसमे सन्देह नहीं. हे नितम्बिनि ! तुम सावधान होओ मै तुमको कभी त्याग नहीं करूंगा ॥ ६२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ ॥ ॥

व्यासजीने कहा हे महाराज ! इन्द्रपत्नी देवगुरुकी शरणापन्न हुई है यह सुनकर कामसे व्याकुल नहुषराज बृहस्पतिजीके प्रति अत्यन्त क्रोधित हुए ॥१॥ और देवतागणोसे कहनेलगे हे देवताओ ! मैने सुना है कि, उस मूढ अंगिराके पुत्रने इन्द्राणीकी अपने घरमे रक्षा की है अतएव मै उसको शीघ्रही मारूंगा ॥ २ ॥

देवतागण और ऋषिगण उस समय उसको इसप्रकार कुपित देख उस भीषणमूर्ति नहुषसे शान्तिपूर्वक कहने लगे ॥३॥ हे राजेन्द्र ! आप क्रोध दूर कीजिये
हे प्रभो ! इस समय इस पापमतिको त्याग कीजिये देखो सम्पूर्ण ऋषिगण धर्मशास्त्रमे परस्त्रीगमनको महापाप कहकर निन्दा करते है ॥ ४ ॥ आप विचार
कीजिये कि पुलोमनन्दिनी सदाही साध्वी सुशील और पतिव्रता है पतिके विद्यमान रहनेपर किसप्रकार फिर दूसरा पति ग्रहण करैं ? ॥ ५ ॥ हे प्रभो !
आप इस समय तीनो भुवनोंके अधिपति है इस कारणही धर्म्मके रक्षक हुए हैं अतएव आपकी समान पुरुष यदि अधर्म्माचरण करै तो सम्पूर्णही प्रजा नष्ट
होजाय ॥ ६ ॥ सर्वदा शिष्टाचारकी रक्षा करनाही प्रभुगणोंका अवश्य कर्त्तव्य है । और देखो इस स्वर्गमें शचीकी समान अनेक सुन्दरी विद्यमान हैं आप
उनकेही द्वारा इन्द्रिय चरितार्थ कीजिये ॥ ७ ॥ महात्मागण परस्परके प्रति परस्परके अनुरागकोही शृंगाररसका कारण कहते है, अतएव बलात्कारद्वारा रसकी

इतितंकुपितंदृष्ट्वादेवाःसर्षिपुरोगमाः ॥ अब्रुवन्नहुषंघोरंसामपूर्ववचस्तदा ॥ ३ ॥ क्रोधंसंहरराजेंद्रत्यजपापमतिंप्रभो ॥ निंदंतिधर्मशास्त्रेषुप
रदाराभिमर्शनम् ॥ ४ ॥ शक्रपत्नीसदासाध्वीजीवमानेपतौपुनः ॥ कथमन्यंपतिंकुर्यात्सुभगाऽतिपतिव्रता ॥ ५ ॥ त्रिलोकीशस्त्वमधुनाशा
स्ताधर्मस्यवैविभो ॥ त्वादृशोऽधर्ममातिष्ठेत्तदानश्येत्प्रजाध्रुवम् ॥ ६ ॥ सर्वथाप्रभुणाकार्यंशिष्टाचारस्यरक्षणम् ॥ वारमुख्याश्चशतशोवर्ततेऽ
त्रशचीसमाः ॥ ७ ॥ रतिस्तुकारणंप्रोक्तंशृंगारस्यमहात्मभिः ॥ रसहानिर्बलात्कारेकृतेसतितुजायते ॥ ८ ॥ उभयोःसदृशंप्रेमयदि
पार्थिवसत्तम ॥ तदावैसुखसंपत्तिरुभयोरुपजायते ॥ ९ ॥ तस्माद्भावमिमंमुंचपरदाराभिमर्शने ॥ सद्भावंकुरुदेवेन्द्रपदंप्राप्तोस्यनुत्तमम् ॥
॥ १० ॥ ऋद्धिक्षयस्तुपापेनपुण्येनाऽतिविवर्धनम् ॥ तस्मात्पापंपरित्यज्यसन्मतिंकुरुपार्थिव ॥ ११ ॥ नहुषउवाच ॥ गौतमस्ययदा
भुक्तादाराःशक्रेणदेवताः ॥ वाचस्पतेस्तुसोमेनक्वयूयंसंस्थितास्तदा ॥ १२ ॥ परोपदेशेकुशलाःप्रभवंतिनराःकिल ॥ कर्ताचैवोपदेष्टाचदुर्ल
भःपुरुषोभवेत् ॥ १३ ॥ मामागच्छतुसादेवीहितंस्याददद्भुतंहिवः ॥ एतस्याःपरमंदेवाःसुखमेवंभविष्यति ॥ १४ ॥

हानि होती हैं ॥ ८ ॥ हे पार्थिवोत्तम ! यदि दोनोंका समान प्रेम हो तो उससे दोनोंकोही सुख सम्पत्ति उत्पन्न होसक्ती है ॥ ९ ॥ हे राजन् ! इस समय
आपको इन्द्रपद प्राप्त हुआ है अतएव इस परदाराभिमर्षण कलुषितभावको दूरकर साधुभावका उदय कीजिये ॥ १० ॥ पापद्वारा समृद्धिका विनाश होता है, तथा
पुण्यद्वारा समृद्धिकी अत्यन्त वृद्धि होती है अतएव हे पार्थिव ! आप कलुषित भावको त्यागकर चित्तको सन्मार्गमें लाइये ॥ ११ ॥ नहुषने कहा हे देवगण !
इन्द्रने जब गौतमकी स्त्री हरण की चन्द्रमाने जब बृहस्पतिकी स्त्री हरण की तब तुम कहां थे? ॥ १२ ॥ देखो अन्यको उपदेश देनेमे अनेक कुशल और समर्थ
है किन्तु स्वयं कार्य्यानुष्ठानकर पराये प्रति इसप्रकार उपदेश प्रदान करसके ऐसे पुरुष अत्यन्त दुर्लभ है ॥ १३ ॥ हे देवगण ! उस गुणवती देवीको मेरे निकट
लाओ, इससे तुम्हारा परमहित होगा और उस देवीकोभी परमसुख प्राप्त होगा इसमे सन्देह नहीं ॥ १४ ॥

मै तुमसे सत्यही कहताहूं अन्य किसीप्रकार मै संतुष्ट नहीं हूंगा विनयसे हो अथवा बलसे हो तुम शीघ्र इन्द्राणीको इस स्थानमें लाओ ॥ १५ ॥ तब देवतागण और मुनिगण मदनबाणसे पीडित नहुषराजका इसप्रकार वचन सुन अत्यन्त भीतहुए और उनसे कहनेलगे ॥ १६ ॥ हम कोमलभावसे सम्मत करके इन्द्राणीको आपके निकट लावेंगे वह नहुषसे यह कहकर बृहस्पतिजीके घर चलेगये ॥ १७ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! देवताजन बृहस्पतिजीके घर जाय हाथ जोड कर कहनेलगे हे गुरु ! इन्द्राणीने आपके गृहका आश्रय ग्रहण किया है यह हम जानते है ॥ १८ ॥ किन्तु अब उसे नहुपराजाको देनाहोगा क्योकि हम सबने मिलकरही उनको इन्द्रके पदमे वरण किया है. हे गुरु । यह सर्वांगसुन्दरी वरवर्णिनी इससमय उनको वरण करे ॥ १९ ॥ बृहस्पतिजीने देवताओका यह दारुण

अन्यथानहितुष्येऽहंसत्यमेतद्ब्रवीमिवः ॥ विनयाद्वाबलाद्वाऽपितामाशुप्रापयंत्विह ॥ १५ ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वादेवाश्चमुनयस्तथा ॥ तमूचुश्चाऽतिसंत्रस्तानहुषंमदनातुरम् ॥ १६ ॥ इंद्राणीमानयिष्यामःसामपूर्वंतवांतिकम् ॥ इत्युक्त्वातेतदाजग्मुर्बृहस्पतिनिकेतनम् ॥ १७ ॥ व्यासउवाच ॥ तेगत्वांगिरसःपुत्रंप्रोचुःप्रांजलयःसुराः ॥ जानीमःशरणंप्राप्तामिंद्राणींतववेश्मनि ॥ १८ ॥ सादेयानहुपायाऽद्यवासवोऽसौकृतो यतः ॥ वृणोत्वियंवरारोहापतित्वेवरवर्णिनी ॥ १९ ॥ बृहस्पतिःसुरानाहतच्छ्रुत्वादारुणंवचः ॥ नाऽहंत्यक्ष्येतुपौलोमींसतीचशरणागताम् ॥ ॥ २० ॥ देवाऊचुः ॥ उपायोऽन्यःप्रकर्तव्योयेनसोऽद्यप्रसीदति ॥ अन्यथाकोपसंयुक्तोदुराराध्योभविष्यति ॥ २१ ॥ गुरुरुवाच ॥ तत्रगत्वाशचीभूपंप्रलोभ्यवचसाभृशम् ॥ करोतुसमयंबालापतिंज्ञात्वामृतंभजे ॥ २२ ॥ इन्द्रेजीवतिमेकांतेकथमन्यंकरोम्यहम् ॥ अन्वेषणार्थंगंतव्यंमयातस्यमहात्मनः ॥ २३ ॥ इतिसासमयंकृत्वावंचयित्वाचभूपतिम् ॥ भर्तुरानयनेयत्नंकरोतुममवाक्यतः ॥ २४ ॥ इतिसंचिंत्यतेसर्वेबृहस्पतिपुरोगमाः ॥ नहुषंसहिताजग्मुरिंद्रपत्न्यादिवौकसः ॥ २५ ॥

वचन सुनकर उनसे कहा हे देवताओ । यह पतिव्रता शची इससमय मेरी शरणागत हुई है अतएव मै कभी इसको त्याग नहीं करसक्ता ॥ २० ॥ देवताओंने कहा हे गुरु ! आप यदि शचीको त्याग न करै तो इस समय जिससे नहुषराज प्रसन्न हो इस प्रकार कोई उपाय कीजिये नहीं तो उनके कुपित होनेसे किसीसेभी उनको प्रसन्न नहीं कियाजायगा ॥ २१ ॥ बृहस्पतिजीने कहा हे देवताओ ! शची इससमय वहां जाय राजानहुपको वचनसे प्रलोभित करके इसप्रकार नियमकरे कि "पतिके विनाशका निश्चय होनेपर फिर आपकी भजना करूंगी" ॥ २२ ॥ अपने पति इन्द्रके जीवित रहनेपर किसप्रकार दूसरे पतिको ग्रहण करूं ? अतएव इस समय मै उन महात्माको ढूंढनेको जाती हूं ॥ २३ ॥ शची मेरे वाक्यानुसार इसप्रकार नियमबन्धन पूर्वक उस भूपतिको छलकर पतिको लानेके लिये यत्न करे ॥ ॥ २४ ॥ हे महाराज ! अनन्तर बृहस्पति इत्यादि सम्पूर्ण देवतागण ही इसप्रकार परामर्शकर इन्द्राणीको लेकर नहुपके निकटगये ॥ २५ ॥

तब कृत्रिम इन्द्र नहुषने उसको आतीहुई देख हृष्ट और सन्तुष्ट हो आनंदसे इन्द्राणीको अवलोकन कर कहा ॥ २६ ॥ हे कान्ते ! अब मै यथार्थही इन्द्र हुआ
हे चारुलोचने ! तुम मेरी पतिके समान भजनाकरो दखो इससमय देवताओने मुझको सबलोकोंका आराध्य किया है ॥ २७॥ नहुषके इसप्रकार कहनेपर शचीदेवीने
अत्यन्त लज्जितहो कांपते कांपते राजासे कहा हे सुरेश्वर ! मै आपसे एक वर प्राप्त करनेकी इच्छाकरतीहूँ॥ २८॥ इन्द्र जीवित है या नहीं, मै जबतक यह निर्णय
न करसकूं आप उसी थोडेकालतक प्रतीक्षा कीजिये वह है या नहीं इसप्रकार सन्देह मेरे हृदयमे रहता है ॥ २९ ॥ हे राजेन्द्र ! जबतक इसविषयमें मैं कुछ
स्थिर न करसकूं आप तबतक मुझको क्षमाकीजिये मैं अपने मनमें यह निश्चयकर तदनन्तर आपकी भजना करूंगी यह सत्यही जानना चाहिये ॥ ३०॥ इन्द्र इस
समय नष्टहुआ है या स्थानान्तरमे चलागया है यह कुछ नहीं जामा जाता । शचीदेवीके इसप्रकार कहनेपर नहुष अत्यन्त प्रसन्नहुए ॥ ३१ ॥ और यही हो
इसप्रकार कहकर आनन्दित चित्तसे उसको विदाकिया । पतिव्रता शची उनसे विदाहो शीघ्र जाय देवताओंसे कहने लगी कि ॥ ३२ ॥ आप इन्द्रको लानेका
उद्योग और भलीभांति यत्न कीजिये. हे राजेन्द्र ! देवतागण इन्द्राणीका वह श्रवणमनोहर पवित्र वचन सुनकर ॥ ३३ ॥ एकाग्रचित्तसे इन्द्रके लानेका परामर्श
करने लगे अनन्तर उन्होंने वैकुण्ठमें जाय ॥ ३४ ॥ शरणागतवत्सल आदिदेव जगन्नाथ परमेश्वर विष्णुका स्तव किया । वाक्यविशारद देवताओंने समुद्विग्नचि
त्तहो विष्णुसे कहा ॥ ३५ ॥ हे प्रभो ! देवदेव सुरपति इन्द्र ब्रह्महत्याके पापसे पीडित है इससमय वह सम्पूर्ण भूतोसे अदृश्य हो किस स्थानमे वास करते है॥ ३६॥
हे प्रभो ! वह आपकी बुद्धिसेही विप्रवर वृत्रासुरको मारकर ब्रह्महत्याके पापमें अभिभूत हुए है, हे विभो ! आपही उनकी और हमारी एकमात्र गति है ॥ ३७ ॥

तानागतान्समीक्ष्याऽहतदाकृत्रिमवासवः॥जहर्षचमुदायुक्तस्तांवीक्ष्यमुदितोऽब्रवीत्॥२६॥ अद्याऽस्मिवासवःकांतेभजमांचारुलोचने॥पतिस्त्वे
सर्वलोकस्यपूज्योऽहंविहितःसुरैः ॥ २७ ॥ इत्युक्तासानृपंप्राहवेपमानात्रपायुता ॥ वरमिच्छाम्यहंराजंस्त्वत्तःप्राप्तंसुरेश्वर ॥ २८॥ किंचित्का
लंप्रतीक्षस्वयावत्कुर्वेविनिर्णयम् ॥ इंद्रोऽस्तीतिनवाऽस्तीतिसंदेहोमेहृदिस्थितः ॥ २९ ॥ ततस्त्वांसमुपस्थास्येकृत्वानिश्चयमात्मनि॥तावत्क्ष
मस्वराजेंद्रसत्यमेतद्ब्रवीमिते ॥ ३० ॥ नहिविज्ञायतेशक्रोनष्टःकिंवाक्वागतः ॥ एवमुक्तःसइन्द्राण्यानहुषःप्रीतिमानभूत् ॥ ३१ ॥ व्यसर्जय
त्सतांदेवींतथेत्युक्त्वामुदान्वितः ॥ साविसृष्टानृपेणाऽऽशुगत्वाप्राहसुरान्सती ॥ ३२॥ इंद्रस्याऽऽगमनेयत्नंकुरुताऽद्यकृतोद्यमाः ॥ श्रुत्वातद्वच
नंदेवाइंद्राण्यारसवच्छुचि ॥३३॥ मंत्रयामासुरेकाग्राःशक्रार्थंनृपसत्तम ॥ तेगत्वावैष्णवंधामतुष्टुवुःपरमेश्वरम् ॥ ३४ ॥ आदिदेवंजगन्नाथंशर
णागतवत्सलम् ॥ ऊचुश्चैनंसमुद्विग्नावाक्यंवाक्यविशारदाः ॥ ३५॥ देवदेवःसुरपतिर्ब्रह्महत्याप्रपीडितः ॥ अदृश्यःसर्वभूतानांक्वापितिष्ठतिवा
सवः ॥ ३६ ॥ त्वद्धियानिहतेविप्रेब्रह्महत्यावृतःप्रभो ॥ त्वंगतिस्तस्यभगवन्नस्माकंचतथैवहि॥ ३७ ॥

हम इस समय परम आपदामें पतित हुए हैं आप इस विपद छुडाने और इंद्रकी मुक्तिका उपाय निर्देश कीजिये; देवताओंके यह कातर वाक्य सुनकर विष्णुने कहा ॥ ३८ ॥ इंद्र पापसे रक्षा पाने निमित्त अश्वमेध यज्ञ करै तो इंद्र इस पापविनाशक यज्ञसे पवित्रहो ॥ ३९ ॥ सब प्रकार भयसे रहित हो फिर इंद्रत्वको प्राप्तहोंगे इसमें संदेह नहीं विशेषकर अश्वमेधयज्ञ करनेसे अम्बिका देवी संतुष्टहो ॥ ४० ॥ वह सम्पूर्ण ब्रह्महत्याका पाप नष्टकरेंगी यह निश्चय जानना चाहिये. देखो जिनके स्मरणमात्रसेही पापसमूह नष्ट होते है ॥ ४१ ॥ अश्वमेधयज्ञसे यदि उनको प्रसन्न किया जाय तो उसके द्वारा घोरतरपापभी नष्ट होगा इसमें फिर क्या आश्चर्य्य है ? और इंद्राणी नित्यभगवतीकी पूजा करें ॥ ४२ ॥ तो उन मंगलमयीकी आराधनासे अवश्य सुख प्राप्त होगा विशेषकर नहुषभी उस

त्राहिनःपरमापन्नान्मोक्षंतस्यविनिर्दिश ॥देवानांवचनंश्रुत्वाकातरंविष्णुरब्रवीत्॥३८॥यजतामश्वमेधेनशक्रपापनिवृत्तये ॥ पुण्येनहयमेधेनपा
वितःपाकशासनः॥३९॥पुनरेष्यतिदेवानामिंद्रत्वमकुतोभयः॥हयमेधेनसंतुष्टादेवीश्रीजगदंबिका॥४०॥ब्रह्महत्यादिपापानिनाशयिष्यत्यसंश
यम्॥यस्याःस्मरणमात्रेणपापजालंविनश्यति॥४१॥किंपुनर्वाजिमेधनतत्प्रीत्यर्थंकृतेनच ॥ इंद्राणीकुरुतान्नित्यंभगवत्याःप्रपूजनम् ॥ ४२ ॥
आराधनंशिवायास्तुसुखकारिभविष्यति ॥ नहुषोऽपिजगन्मातुर्माययामोहितःकिल ॥ ४३ ॥ विनाशंस्वकृतेनाऽऽशुगमिष्यत्येनसासुराः॥
पावितश्चाऽश्वमेधेनतुराषाडपिवैभवम् ॥ ४४ ॥ प्राप्स्यत्यचिरकालेनस्वमासनमनुत्तमम् ॥ तेतुश्रुत्वाशुभांवाणीविष्णोरमिततेजसः ॥४५॥
जग्मुस्तंदेशमनिशंयत्राऽऽस्तेपाकशासनः ॥ तमाश्वास्यसुराःशक्रंबृहस्पतिपुरोगमाः ॥ ४६ ॥ कारयामासुरखिलंहयमेधंमहाक्रतुम् ॥ विभ
ज्यब्रह्महत्यांतुवृक्षेषुचनदीषुच ॥४७॥ पर्वतेषुपृथिव्यांचस्त्रीषुचैवाऽक्षिपद्विभुः ॥ तांविसृज्यचभूतेषुविपापःपाकशासनः ॥४८ ॥ विज्वरःसम
भूद्भूयःकालाकांक्षीस्थितोजले ॥ अदृश्यःसर्वभूतानांपद्मनालेव्यतिष्ठत ॥ ४९ ॥

जगन्माताकी मायाद्वारा मोहित होकर ॥ ४३ ॥ अपने कियेहुए पापसे अत्यन्तशीघ्र विनष्ट होगा और शतक्रतु इंद्रभी अश्वमेधयज्ञसे पवित्रहोकर शीघ्रही ॥ ४४ ॥ अपने आसनस्वरूप परमवैभवको प्राप्तहोगे. हे राजन् ! देवता अमिततेजा विष्णुकी कल्याणदायिनी मनोहारिणी यह वाणी सुनकर ॥ ४५ ॥ जिस स्थानमें पाकशासन वास करतेथे उसी स्थानमें गये बृहस्पति इत्यादि सुरगणने दुर्दशायुक्त देवताओंके इन्द्रको आश्वासितकर ॥ ४६ ॥ भलीभाँति महायज्ञ अश्वमेधका अनुष्ठानकराया तब देवताओंके प्रभु इन्द्रने ब्रह्महत्याके पापको त्यागकर वृक्ष नदी ॥ ४७ ॥ और पर्वत समूहमें स्त्रियोंमे तथा पृथ्वीमे निक्षेप किया उस कारण भूतसमूहमे ब्रह्महत्याका पाप विसर्ज्जनकर पाकशासन इन्द्र फिर पापहीन ॥ ४८ ॥ और ज्वरहीनहो कालके आनेकी प्रतीक्षामें उसी जलमें सर्वभूतोंसे अदृश्य

हो पद्मनालमें वासकरनेलगे ॥ ४९॥ देवता उस अद्भुत कार्य्यको कर उस स्थानसे निकल अपने अपने स्थानको चलेगये तब विरहसे आकुलहुई पुलोमनन्दिनी अत्यन्त दुःखित हो देवगुरु बृहस्पतिजीसे कहनेलगी ॥५० ॥ हे प्रभो ! हमारे स्वामी इन्द्र अश्वमेधयज्ञ करकेभी किमकारण अदृश्य रहते हैं मैं उनको किसप्रकार देखूंगी आप मुझसे इसका उपाय कहिये॥५१॥ बृहस्पतिजीने कहा हे देवि ! तुम कल्याणमयी भगवतीकी आराधनाकरो तो वही तुम्हारे पतिको निष्पापकर तुमको दिखावेंगी॥५२॥उन्हीं जगद्धात्री अम्बिकाकी आराधना करनेपर वह नहुपराजाको अन्यान्यकार्यसे हरावेगी और वहीउसको मायासे मोहितकर स्वर्गकेपदसे निपतित करेगी॥५३॥हे राजन्! बृहस्पतिजीके इसप्रकार कहनेपर पुलोमतनयाने उनके निकटसे देवीका सिद्धिसाधन-युक्त मंत्र ग्रहणकिया॥५४॥शचीदेवी गुरुके निकटसे मंत्र

देवास्तुनिर्गताःस्थानेकृत्वाकार्यंतदद्भुतम् ॥ पौलोमीतुगुरुंप्राहदुःखिताविरहाकुला ॥ ५० ॥ कृतयज्ञोऽपिमेभर्ताकिमदृश्यःपुरंदरः ॥ कथं द्रक्ष्येप्रियंस्वामिंस्तमुपायंवदस्वमे ॥ ५१ ॥ बृहस्पतिरुवाच ॥ त्वमाराधयपौलोमिदेवींभगवतींशिवाम् ॥ दर्शयिष्यतितेनाथंदेवीविगतकल्मषम् ॥ ५२ ॥ आराधिताजगद्धात्रीनहुषंवारयिष्यति ॥ मोहयित्वानृपंस्थानात्पातयिष्यतिचांबिका ॥ ५३ ॥ इत्युक्तासातदातेनपुलोमतनयानृप ॥ जग्राहमंत्रंविधिवद्गुरोर्देव्याःससाधनम् ॥ ५४ ॥ विद्यांप्राप्यगुरोर्देवीदेवींश्रीभुवनेश्वरीम् ॥ सम्यगाराधयामासबलिपुष्पार्चनैः शुभैः ॥५५॥ त्यक्तान्यभोगसंभारातापसीवेषधारिणी ॥ चकारपूजनंदेव्याःप्रियदर्शनलालसा ॥५६॥ कालेनकियतातुष्टाप्रत्यक्षंदर्शनंददौ॥ सौम्यरूपधरादेवीवरदाहंसवाहिनी ॥ ५७ ॥ कोटिसूर्यप्रतीकाशाचंद्रकोटिसुशीतला ॥ विद्युत्कोटिसमानाभाचतुर्वेदसमन्विता ॥ ५८ ॥ पाशांकुशाभयवरान्दधतीनिजबाहुभिः ॥ आपादलंबिनींस्वच्छांमुक्तामालांचबिभ्रती ॥ ५९ ॥ प्रसन्नस्मेरवदनालोचनत्रयभूषिता ॥ आब्रह्मकीटजननीकरुणामृतसागरा ॥ ६० ॥

प्राप्तकर बलि और पुष्पइत्यादि उपहारकी सामग्री द्वारा श्रीदेवी भुवनेश्वरीकी सम्यक् प्रकार आराधना करनेलगी॥५५॥इन्द्राणी पतिके दर्शनकी इच्छासे सम्भोग्यवस्तु त्याग और तापसीका वेषधारणकर देवीकी पूजा करनेलगी॥५६॥कुछकाल व्यतीत होनेपर वह देवी परितुष्टहो शांतमूर्तिसे हंसकी पीठपरचढकर वरदेनेके निमित्त उसके सामने प्रगटहुई॥५७॥तिससमय उनके अंगकी कान्ति करोड करोड सूर्यके समान प्रदीप्त होनेपरभी करोड करोड चन्द्रमाके समानशीतलथी उनकी लावण्यछटा करोड करोड स्थिर बिजलीके समान प्रकाशितहोनेलगी और मूर्तिमान् चारोवेद चारोओर उनका स्तव करनेलगे॥५८॥उनके चारों हाथ पाश अंकुशवर और अभयदान सौन्दर्यसे शोभायमान थे तथा कण्ठसे चरणोंपर्य्यन्त लम्बायमान निर्म्मल मोतियोंकी माला धारण कररहीथी॥५९॥उनका मुखमण्डल कुछेक हास्य और प्रसन्नतासे

शोभायमान था. वही करुणामयी त्रिनयनी कीटसे ब्रह्मपर्य्यन्त जीवगणोंकी जननी हैं ॥६०॥ उनके दोनों स्थूल स्तन शान्ति इत्यादि अनन्त पीयूषरससे परिपूर्ण थे वही अनन्त कोटि ब्रह्माण्डकी ईश्वरी ॥६१॥ सर्वेश्वरी तथा परमेश्वरी सर्वज्ञानसम्पन्न कटस्थित अक्षरकी साक्षी चैतन्यरूपिणी है वही भुवनेश्वरी देवी आराधनामें तत्पर हुई अमरेश्वरी शचीसे॥६२॥मेघके समान गम्भीरस्वरसे उसके आनन्द देनेवाले वचन कहने लगीं. हे शक्रवल्लभे ! तुम वांछितवर ग्रहण करो ॥६३॥ मैं तुम्हारी पूजासे अत्यन्त प्रसन्न हुई हूं हे सुश्रोणि! मै वर देनेकोही तुम्हारे निकट आई हूं मेरा दर्शन सहजमेंही प्राप्त नहीं होता॥६४॥करोड करोड जन्मार्जित पुण्यसे मेरा दर्शन प्राप्त होता है तब देवीके इस प्रकार वचन सुनकर ॥६५॥ शक्रपत्नी शचीदेवी साष्टांग प्रणाम करनेके अनन्तर उन प्रसन्न हुई परमेश्वरी भगवतीसे कहने

अनंतकोटिब्रह्मांडनायिकापरमेश्वरी ॥ सौम्यानंतरसैर्युक्तस्तनद्वयविराजिता ॥ ६१ ॥ सर्वेश्वरीचसर्वज्ञाकूटस्थाक्षररूपिणी ॥ तामुवाचप्रस न्नासाशक्रपत्नींकृतोद्यमाम् ॥ ६२ ॥ मेघगंभीरशब्देनमुदमाददतीभृशम् ॥ देव्युवाच ॥ वरंवरयसुश्रोणिवांछितंशक्रवल्लभे ॥ ६३ ॥ ददाम्य द्यप्रसन्नास्मिपूजितासुभृशंत्वया ॥ वरदाऽहंसमायातादर्शनंसहजंनमे ॥ ६४ ॥ अनेककोटिजन्मोत्थपुण्यपुंजैर्हिलभ्यते ॥ इत्युक्तासातदा देवींतामाहप्रणतापुरः ॥ ६५ ॥ शक्रपत्नीभगवतींप्रसन्नांपरमेश्वरीम् ॥ वांछामिदर्शनंमातःपत्युःपरमदुर्लभम् ॥ ६६ ॥ नहुषाद्भयनाशंचस्व पदप्रापणंतथा ॥ देव्युवाच ॥ गच्छत्वमनयादूत्यासार्द्धंश्रीमानसंसरः ॥ ६७ ॥ यत्रमेमूर्तिरचलाविश्वकामाभिधामता ॥ तत्रपश्यसिशक्रं त्वंदुःखितंभयविह्वलम् ॥ ६८ ॥ मोहयिष्यामिराजानंकालेनकियतापुनः ॥ स्वस्थाभवविशालाक्षिकरोमितवचेप्सितम् ॥ ६९ ॥ भ्रशयि ष्यामिभूपालंमोहितंत्रिदशासनात् ॥ व्यासउवाच ॥ देवीदूतीतांगृहीत्वाशक्रपत्नींत्वरान्विता ॥ ७० ॥

लगी हे मातः ! म आपके निकटसे परमदुर्लभ पतिका दर्शन ॥६६॥ और नहुष राजासे भय विनाश तथा इन्द्रको फिर पद प्राप्त होनेकी इच्छा करती हूं.देवीने कहा हे सुरेश्वरी ! तुम मेरी इस दूतीके संग मानससरोवरमे जाओ॥६७॥उस स्थानमे मेरी विश्वकामा नामक अचलामूर्ति प्रतिष्ठित है । शतक्रतु इन्द्र उसी स्थानमे महा दुःखित और भयसे विह्वल हो वास करते है तुम उनको देखोगी॥६८॥और कुछकालमेंही मै नहुषराजाको मायासे मोहित करूंगी. हे विशालाक्षि!तुम सावधान होओ मैं तुम्हारा मनोरथ पूर्ण करूंगी॥६९॥मै शीघ्रही उस भूपतिको मोहितकर देवताओके सिंहासनसे भ्रष्ट करूंगी. व्यासजीने कहा सुरेश्वरी भगवतीकी दूतीने शक्रपत्नीको

संग लेजाकर शीघ्र॥ ७० ॥उसके पति इन्द्रके सामने उपस्थित किया तिसकाल बाला पुलोमजा गुप्तभावसे स्थित॥ ७१ ॥ चिरवांछित अपने पति इन्द्रको देखकर अत्य
न्त आनन्दितहुई॥ ७२ ॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायामष्टमोऽध्यायः॥ ८ ॥व्यासजीने कहा हेराजन्! देवराज इन्द्रने प्रियभार्या विशालनयना
शोकान्वित शचीको निर्ज्जनमे देखकर आश्चर्ययुक्त चित्तसे कहा ॥ १ ॥ हे कान्ते ! मै सम्पूर्ण जीवगणोंसे अदृश्य होकर इस निर्ज्जनस्थानमें अकेला वास करताहूं,
हे शुभानने ! तुमने इस स्थानको किसप्रकार जाना ? और किसप्रकार इस स्थानमें आई॥ २ ॥शचीने कहा हे सुरेश्वर ! मैंने देवी भगवतीके चरणप्रसादसे आपका
निवासस्थान जाना, और उन्हींके प्रसादसे मै आपको प्राप्तहुई ॥ ३ ॥ देवताओं और मुनिगणोंने मिलकर नहुषनामक नृपतिको आपके सिंहासनमे स्थापित किया
है वह कहते है हे सुशोभने ! मै इन्द्रके सिंहासनमे अधिष्ठित हुआ हूँ अतएव तुम मेरी पतिके रूपमे भजनकरो इसप्रकार वह निरन्तर मुझको पीडित करता है॥ ४ ॥
हे बलविनाशन ! वह पापात्मा मुझसे इसप्रकार कहता है अतएव मैं अवला हूं उसका क्या करसक्ती हूं ॥ ५ ॥ इन्द्रने कहा हे वरवर्णिनी ! मैं कालकी प्रतीक्षा
करके इसस्थानमे वास करता हूं हे कल्याणि ! तुम भी अपने मनको स्थिरकर कालकी प्रतीक्षासे वहां वास करतीरहो॥ ६ ॥व्यासजीने कहा हे राजन् ! बुद्धिमान्
इन्द्रके यह वचन कहनेपर फिर शची देवी अत्यन्त दुःखितहोकर दीर्घश्वास त्यागपूर्वक कांपते कांपते कहने लगी॥ ७ ॥हे महाभाग ! मै किसप्रकार उस स्थानमे

प्रापयामाससान्निध्यंस्वपत्युःपरमेश्वरीम् ॥ साद्दष्ट्वातंपतिंबालासुरेशंगुप्तसंस्थितम् ॥ ७१ ॥ मुदिताभूद्वरंवीक्ष्यबहुकालाभिवांछितम् ॥ इति
श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेषष्ठस्कंधेशक्रदर्शनंनामाऽष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ व्यासउवाच ॥ तांवीक्ष्यविपुलापांगींरहःशोकसमन्विताम् ॥ आखं
डलःप्रियांभार्याविस्मितश्चाऽब्रवीत्तदा ॥ १ ॥ कथमत्राऽगताकान्तेकथंज्ञातस्त्वयाह्यहम् ॥ दुर्ज्ञेयःसर्वभूतानांसंस्थितोऽस्मिशुभानने ॥ २ ॥
शच्युवाच ॥ देवदेव्याःप्रसादेनज्ञातोऽस्यद्यभवानिह ॥ पुनस्तस्याःप्रसादेनप्राप्तास्मित्वांदिवस्पते ॥ ३ ॥ नहुषोनामराजर्षिःस्थापितोभव
दासने ॥ त्रिदशैर्मुनिभिश्चैवसमांबाधतिनित्यशः ॥ ४ ॥ पतिंमांकुरुचार्वंगितुरासाहंसुराधिपम् ॥ एवंवदतिमांपाप्माकिंकरोमिब
लार्दन ॥ ५ ॥ इंद्रउवाच ॥ कालाकांक्षीवरारोहेसंस्थितोऽस्मियदृच्छया ॥ तथात्वमपिकल्याणिसुस्थिरंस्वमनःकुरु ॥ ६ ॥ व्यास
उवाच ॥ इत्युक्तातेनसादेवीपतिनातिप्रशंसिना ॥ निःश्वसंत्याहतंशक्रंवेपमानाऽतिदुःखिता ॥ ७ ॥ कथंतिष्ठेमहाभागपापात्मामांवशानुगा
म् ॥ करिष्यतिमदोन्मत्तोवरदानेनगर्वितः ॥ ८ ॥

वास करसकूंगी वह पापात्मा मदोन्मत्त और वरदानसे गर्वित होकर मुझको वशीभूत करेगा ॥८॥ देवता और मुनिगण उसके भयसे व्याकुल होकर मुझसे कहते हैं हे शोभने ! सुरपति इन्द्र इस समय तुम्हारे निमित्त कामबाणसे अत्यन्त कातर हुए हैं अतएव तुम उनका भजन करो ॥ ९ ॥ हे परन्तप ! विप्रवर बृहस्पति बलहीन और देवतागणोंके वशीभूत होकर मेरी किसप्रकार रक्षा करनेमे समर्थ होंगे ॥ १० ॥ हे प्रभो ! इससे अत्यन्त चिंता रहती है देखो मैं अनाथ अबला नारी हूं अतएव सर्वदाही पुरुषके वशीभूत हूं विधाता इस समय प्रतिकूल हुआ है इससे मैं किस प्रकार धर्म्मकी रक्षा करनेमे समर्थ हूंगी ? ॥ ११ ॥ मैं पतिव्रता हूं कुलटा नहीं हूं मेरा चित्त तुममेही अत्यन्त आसक्त है वहां मेरी रक्षा करनेवाला कोई नहीं है मुझको वहां दुःख होनेसे कौन मेरी रक्षा करेगा ? ॥ १२ ॥ इन्द्रने कहा हे वरानने ! मै तुमको इस समय एक उपाय बताये देता हूं उसका अवलम्बन करनेसे दुःखके समयमे तुम्हारा सुचारित्रही रक्षित होगा इसमें सन्देह

देवाश्चमुनयःसर्वेमामूचुस्तद्भयाकुलाः ॥ तंभजस्ववरारोहेदेवराजंस्मरातुरम् ॥ ९ ॥ बृहस्पतिस्तुशत्रुघ्नवाडवोबलवर्जितः ॥ कथंमांरक्षितुं शक्तोभवेद्देवानुगःसदा ॥ १० ॥ तस्माच्चिंताऽस्तिमहतीनार्यहंवशवर्तिनी ॥ अनाथाकिंकरिष्यामिविपरीतेविधौविभो ॥ ११ ॥ नार्यस्म्यहंनकुलटात्वच्चित्ताऽतिपतिव्रता ॥ नास्तिमेशरणंतत्रयोमांरक्षतिदुःखिताम् ॥ १२ ॥ इंद्रउवाच ॥ उपायंप्रब्रवीम्यद्यतंकुरुष्व वरानने ॥ शीलंतेदुःखितेकालेपरित्रातंभविष्यति ॥ १३ ॥ परेणरक्षितानारीनभवेच्चपतिव्रता ॥ उपायैःकोटिभिःकामभिन्नचित्ताऽति चंचला ॥ १४ ॥ शीलमेवहिनारीणांसदारक्षतिपापतः ॥ तस्मात्त्वंशीलमास्थायस्थिराभवशुचिस्मिते ॥ १५ ॥ यदात्वांनहुषोरा जाबलादाकर्षयेत्खलः ॥ तदात्वंसमयंकृत्वागुप्तंवंचयभूपतिम् ॥१६॥ एकान्तेतत्समीपेत्वंगत्वावदमदालसे॥ऋषियानेनदिव्येनमामुपैहिजग त्पते॥ १७ ॥ एवंतववशेप्रीताभविष्यामीतिमेव्रतम् ॥ इतितंवदसुश्रोणितदातुपरिमोहितः॥ १८ ॥

नहीं ॥ १३ ॥ नारीजाति करोड़ करोड उपायसे रक्षित होनेपरभी वह पतिव्रता नहीं होसक्ती क्योंकि काम उसका चञ्चल मन भेद करके असत् मार्गसे चलाता है ॥ १४ ॥ स्त्रीगणोकी सच्चरित्रताही उनकी पापसे रक्षा करती है अतएव हे शुचिस्मिते । तुम सत्शीलता अवलम्बनपूर्वक स्थिर होकर वास करो ॥ १५ ॥ यदि वह दुर्म्मति खल नृपति नहुष तुमको बलपूर्वक पकडे तो तुम समयकी अवधि कर गुप्तभावसे उसको छलना ॥ १६ ॥ हे मदालसे ! तुम अकेलेमें उसके पास जाकर कहना "हे जगत्पते ! आप ऋषियोंसे वाहित दिव्य विमानपर चढकर मेरे पास आओ ॥ १७ ॥ तो मै सन्तुष्ट हो प्रसन्न मनसे तुम्हारे वशीभूत हूंगी यह मेरा निश्चित व्रत जानिये" हे सुश्रोणि ! तुम्हारे इस प्रकार कहनेपर फिर वह नृपति कामसे अन्ध और मोहित हो ॥ १८ ॥

मुनिगणोको यानवहनमें नियोजित करेगा तब तपस्वीलोग क्रोधित हो शापाग्निद्वारा अवश्यही उसको भस्म करेंगे ॥ १९ ॥ और भगवती जगदम्बिका तुम्हारी
सहायता करेगी इसमे सन्देह नहीं. जो कोई जगदम्बिकाके चरणकमलोको स्मरण करता है उसको कभी संकट उपस्थित नहीं होता ॥ २० ॥ यदि उपस्थित
हो तो उसको उसके मंगलार्थही जानना चाहिये अतएव तुम गुरुके वाक्यकी अनुवर्तिनी रहकर सम्यक् प्रकार यत्नसे उन मणिद्वीपनिवासिनी ॥ २१ ॥ जगज्जननी
भुवनेश्वरीका भजन करो व्यासजीने कहा हे महाराज ! शचीदेवी इन्द्रका यह वचन सुन यही हो इसप्रकार कहकर विश्वस्त चित्तसे भावी कार्यमे उद्योगिनी हो
नहुषके निकट गई. नहुष शची देवीको देखकर अत्यन्त आनन्दित हो कहने लगे ॥ २२ ॥ २३ ॥ हे सत्यभापिणि ! तुम्हारी कुशल तो है ? हे कामिनि !

कामांधःसमुनीन्यानेयोजयिष्यतिपार्थिवः॥अवश्यंतापसोभूपंशापदग्धंकरिष्यति॥१९॥साहाय्यंजगदंबातेकरिष्यतिनसंशयः॥ जगदंबापद
स्मर्तुःसंकटंनकदाचन ॥ २० ॥ यदिजायेततच्चाऽपिज्ञेयंतत्स्वस्तयेकिल ॥ तस्मात्सर्वप्रयत्नेनमणिद्वीपाधिवासिनीम् ॥२१॥ भजत्वंभुवने
शानींगुरुवाक्यानुसारतः ॥ व्यासउवाच ॥ इत्याख्याताशचीतेनजगामनहुषंप्रति ॥ २२ ॥ तथेत्युक्त्वाऽतिविश्वस्ताभाविकार्यैकृतोद्यमा ॥
नहुषस्तांसमालोक्यमुदितोवाक्यमब्रवीत् ॥ २३ ॥ स्वागतंसत्यवचनैस्त्वदधीनोस्मिकामिनि ॥ दासोऽहंतवसत्येनपालितंवचनंत्वया ॥
॥ २४ ॥ यदागतासमीपेमेतुष्टोस्मिमितभाषिणि ॥ नचव्रीडात्वयाकार्याभक्तंमांभजसुस्मिते ॥ २५ ॥ कार्यंवदविशालाक्षिकरिष्यामि
तवप्रियम् ॥ शच्युवाच ॥ सर्वंकृतंत्वयाकार्यममकृत्रिमवासव ॥ २६ ॥ मनोरथोऽस्तिमेदेवशृणुचित्तेऽधुनाविभो ॥ वांछितंकुरु
कल्याणत्वद्वशाऽहमतःपरम् ॥ २७ ॥ ब्रवीमिमानसोत्साहंत्वंतंकर्तुमिहाऽर्हसि ॥ कार्यंत्वंब्रूहिचंद्रास्येकरोमितववांछितम् ॥ २८ ॥

मै तुम्हारे अधीन हूं तुमने मेरा वाक्य प्रतिपालन किया है ॥ २४ ॥ अतएव सत्यही कहता हूं मै तुम्हारा दास हुआ हे मितभाषिणि ! जब तुम मेरे
सामने आई हो तो मै तुमसे अत्यन्त सन्तुष्ट हुआ हूं हे शुचिस्मिते । तुम लज्जा मत करो मै तुम्हारा भक्त हूं तुम मेरा भजन करो ॥ २५ ॥
हे विशालाक्षि ! तुम्हारा क्या प्रिय कार्य करना होगा कहो मै इस समय वह पूर्ण करूंगा । शचीने कहा हे प्रभो वासव ! आप सम्पूर्ण कार्यही सम्पादन
करते है ॥ २६ ॥ इस समय मेरे हृदयमें एक मनोरथ विद्यमान है आप मेरा वह अभीष्ट मनोरथ पूर्ण कीजिये इसके उपरान्त मैं आपकी वशवर्त्तिनी हूंगी ॥
॥ २७ ॥ हे कल्याणमय ! इस समय मैं अपने मनकी अभिलाषा प्रकाशित करती हूं आप उसका सम्पादन कीजिये । नहुषने कहा हे चन्द्रानने !

तुम्हारा क्या कार्य्य है कहो मैं तुम्हारी अभिलाषा पूर्ण करूंगा ॥ २८ ॥ हे सुभ्रु ! तुम कहो वह यदि दुर्लभ भी हो तथापि मैं वह तुमको दूंगा शचीने कहा हे राजेन्द्र ! कैसे करूं आपकी मुझको प्रतीति नहीं होती ॥ २९ ॥ आप मेरा प्रिय कार्य्य करें तो शपथ कीजिये हे राजन् ! पृथिवीतलमें सत्यवादी राजा दुर्लभ है ॥ ३० ॥ मैं सत्यपाशमें आपको वंधाहुआ जानकर फिर अपना मनोरथ कहूंगी हे भूपते ! यदि आप मेरा वांछित सम्पादन करेंगे तो मैं सदा आपकी वशवर्त्तिनी हूंगी ॥ ३१ ॥ यह मैं सत्यही आपके निकट कहतीहूं नहुषने कहा हे सुन्दरी ! मैं सब करूंगा ॥ ३२ ॥ अपने यज्ञ और दानादिसे अर्जित सम्पूर्ण पुण्यकी शपथ करके कहता हूं कि, तुम्हारा वाक्य अवश्यही पूर्ण करूंगा शचीने कहा इन्द्रका उच्चैःश्रवा घोडा, ऐरावत हाथी ॥ ३३ ॥ और वासुदेवका गरुड, यमका भैंसा, शंकरका बैल, ब्रह्माका राजहंस ॥ ३४ ॥ षडाननका मोर और गणेशजीका मूँसा वाहन देखाजाता है किन्तु हे सुराधिप ! मैं तुम्हारा अपूर्व वाहन

अलभ्यमपिदास्यामितुभ्यंसुभ्रुवदस्वमाम् ॥ शच्युवाच ॥ कथंब्रवीमिराजेंद्रप्रत्ययोनास्तिमेतव ॥ २९॥ शपथंकुरुराजेंद्रयत्करोमिप्रियंतव॥ राजानःसत्यवचसोदुर्लभाएवभूतले ॥३०॥ पश्चाद्ब्रवीम्यहंराजञ्ज्ञात्वासत्येनयंत्रितम् ॥ कृतेचेद्वांछितेभूपसदातेवशवर्तिनी ॥३१॥ भविष्या मितुराषाड्सत्यमेतद्वचोमम ॥ नहुषउवाच ॥ अवश्यमेवकर्तव्यंवचनंतवसुंदरि ॥३२॥ शपामिसुकृतेनाऽहंयज्ञदानकृतेनवै ॥ शच्युवाच ॥ इंद्र स्यहरयोवाहागजश्चैवरथस्तथा ॥३३॥ गरुडोवासुदेवस्ययमस्यमहिषस्तथा॥वृषभःशंकरस्याऽपिब्रह्मणोवरटापतिः ॥ ३४॥ मयूरःकार्तिकेय स्यगजास्यस्यतुमूषकः॥इच्छाम्यहमपूर्वंवैवाहनंतेसुराधिप ॥३५॥ यन्नविष्णोर्नरुद्रस्यनाऽसुराणांनरक्षसाम् ॥ वहंतुत्वांमहाराजमुनयःसंशित व्रताः ॥३६॥ सर्वेशिबिकयाराजन्नेतद्धिममवांछितम् ॥ सर्वदेवाधिकंत्वांवैजानामिवसुधाधिप ॥३७॥ तेनतेतेजसोवृद्धिंवांछाम्यहमतंद्रिता॥ व्यासउवाच ॥ तस्यास्तद्वचनंश्रुत्वाप्रहस्यज्ञानदुर्बलः ॥ ३८ ॥ मोहितस्तुमहादेव्याकृतमोहेनतत्क्षणम् ॥ उवाचवचनंभूपःसंस्तुवन्वासव प्रियाम् ॥ ३९ ॥ नहुषउवाच ॥ सत्यमुक्तंत्वयातन्विवाहनंरुचिरंमम ॥ करिष्यामिसुकेशांतेवचनंतवसर्वथा ॥ ४० ॥

देखना चाहती हूं ॥ ३५ ॥ जो विष्णुका भी नहीं देवताओका भी नहीं राक्षसोंकाभी नहीं है, हे महाराज ! वह व्रतके धारण करनेवाले मुनिगण तुम्हारे वाहन हों ॥ ३६ ॥ हे महाराज ! मुनिगण आपको पालकी द्वारा कंधेपर चढावे यही मेरा मनोवांछित जानिये हे वसुधाधिप ! मैं आपको सब देवताओसे श्रेष्ठ जानती हूं ॥ ३७ ॥ उसके द्वारा आपके तेजकी वृद्धि हो इसकी मेरे मनमे अत्यन्त कामना है. व्यासजीने कहा हे महाराज ! ज्ञानदुर्बल नहुष शचीका यह वचन सुनकर हसने लगा ॥ ३८ ॥ और तत्काल देवीकृत मोहसे मोहित होकर वासव–प्रियाकी प्रशंसा कर कहनेलगा ॥ ३९ ॥ नहुषने कहा हे तन्वंगि ! तुमने सत्यही मेरे उत्तमवाहनका विषय कहा हे सुकेशि ! शीघ्रही मैं तुम्हारे वचनानुसार कार्य सम्पादन करूंगा ॥ ४० ॥

हे चारुहासिनी ! जो पुरुष अल्पवीर्य है वह मुनिगणोंको कभी वाहन करनेमें समर्थ नहीं होता, मैं मुनिगणोंको वाहन कर विमानपर चढ तुम्हारे निकट आऊंगा, इससे मेरा अतुलवीर्य प्रकाशित होगा इसमें सन्देह नहीं ॥ ४१ ॥ सप्तर्षिगण और सम्पूर्ण देवर्षिगण मुझको त्रिलोकमें सबकी अपेक्षा समर्थ और तपस्याद्वारा श्रेष्ठ जानकर वहन करेंगे इसमें संशय क्या है ॥ ४२ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! तब नरपति नहुषने अत्यन्त सन्तुष्ट होकर यह कह इन्द्राणीको विदाकिया और कामाकुलितचित्तसे सम्पूर्ण मुनिगणोंको बुलाकर कहा ॥ ४३ ॥ नहुष बोले भो विप्रवर ! मैं इस समय सर्वशक्तियुक्त देवराज इन्द्र हुआ हूं, आप आश्चर्य न करके मेरा कार्यसाधन कीजिये ॥ ४४ ॥ मैं इन्द्रासनको प्राप्त हुआ हूं किन्तु इन्द्राणी मेरे समीप नहीं आती जब मैंने उसको बुलाया तब उसने मेरा अभिलाप

नह्यल्पवीर्योभवतियोवाहान्कुरुतेमुनीन् ॥ अहमारुह्ययानेनत्वामेष्यामिशुचिस्मिते ॥ ४१ ॥ सप्तर्षयोमांवक्ष्यंतिसर्वेदेवर्षयस्तथा ॥ सम र्थंत्रिषुलोकेषुज्ञात्वामांतपसाऽधिकम् ॥ ४२ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वातांसुसंतुष्टोविससर्जहरिप्रियाम् ॥ मुनीनाहूयसर्वांस्तानित्युवाच स्मरान्वितः ॥ ४३॥ नहुषउवाच ॥ अहमिंद्रोऽद्यभोविप्राःसर्वशक्तिसमन्वितः ॥ कार्यमत्रप्रकुर्वंतुभवंतोविगतस्मयाः ॥ ४४ ॥ इंद्रासनंमया प्राप्तंनेंद्राणीमामुपैतिच ॥ आकारिताचमांब्रूतेप्रेमपूर्वमिदंवचः ॥४५॥ मुनियानेनदेवेंद्रमामुपैहिसुराधिप ॥देवदेवमहाराजमत्प्रियंकुरुमानद ॥ ॥ ४६ ॥ एतत्कार्यंमुनिश्रेष्ठाममाऽत्यंतंदुरासदम् ॥ भवद्भिस्तुप्रकर्तव्यंसर्वथैवदयालुभिः ॥ ४७ ॥ मनोदहतिमेकामःशक्रपत्न्यांप्रवर्तितम् ॥ भवंतःशरणंमेऽद्यकुरुध्वंकार्यमद्भुतम्॥ ४८ ॥ अगस्तिप्रमुखास्तस्यश्रुत्वावाक्यमसत्करम् ॥ अंगीचक्रुश्चभावित्वात्कृपयापरमर्षयः ॥४९॥ अंगीकृतेऽथतद्वाक्येमुनिभिस्तत्त्वदर्शिभिः ॥ मुदंप्रापनृपःकामंपौलोमीकृतमानसः ॥ ५० ॥

जानकर प्रमाणपूर्वक ॥ ४५ ॥ यह वचन कहा कि, हे देवेन्द्र ! हे मानद ! आप मुनिवाह्य विमानपर चढ मेरी निकट आय मेरा प्रिय कार्य करो ॥ ४६ ॥ हे महर्षिगण ! यह कार्य सम्पादन करना मेरे पक्षमें अत्यन्त दुष्कर है, तथापि आप दया करके मेरा यह कार्य कीजिये ॥ ४७ ॥ मेरा मन इन्द्रपत्नीमें अत्यन्त आसक्त होकर कामवाणसे निरन्तर भस्म होता है, आप मेरे आश्रयस्थान होकर यह अद्भुत कार्य सम्पादन कीजिये ॥४८॥ अगस्त्य इत्यादि महर्षिगणोंने उसका यह असत् और अपमान करनेवाला वचन सुनकर और अवश्यम्भावि दैववशसे करुणार्द्रचित्तसे उसमें सम्मति दी ॥ ४९ ॥ नहुषका मन इन्द्राणीमें अत्यन्त

आसक्त हुआ था, तत्त्वदर्शी ऋषिगणोंके यह वचन स्वीकार करनेपर वह अत्यन्त आनन्दित हुआ ॥५०॥ और शीघ्र मनोहर पालकीपर चढ मुनिगणोंको वाहन कर चलते चलते कहनेलगा सर्पसर्प ( चलोचलो ) ॥ ५१ ॥ तब उस नहुष राजाने अत्यन्त कामार्त्त होकर चरणोंसे मुनिका मस्तक स्पर्श किया और जो मुनि अगस्त्य तपस्वियोंमें श्रेष्ठ लोपामुद्राके पति ॥ ५२ ॥ वातापी राक्षसके भक्षणकर्ता सागरके शोषनेवाले थे कामसे मोहित हो राजाने उनको कोडा मारा ॥५३॥ और इन्द्राणीमें चित्त लगा होनेसे सर्प सर्प (चलोचलो) ऐसा मुनिसे कहा तब मुनिने कशाघातसे क्रोधित हो उसे शाप दिया ॥५४॥ हे दुराचारी ! तू सर्प२ कह कर हमको ताडन करता है इसकारण तू घोरवनमें बडा शरीरवाला सर्प होकर वहीं निवासकरता रह. अपने वीर्यवशसे विचरण कर अनेक हजार वर्ष व्यतीत होने

आरुह्यशिबिकांरम्यांसंस्थितस्त्वरयान्वितः ॥ वाहान्कृत्वामुनीन्दिव्यान्सर्पसर्पेतिचाब्रवीत् ॥५१॥ कामार्तःसोऽस्पृशन्मूढःपादेनमुनिमस्त कम् ॥ अगस्तितापसश्रेष्ठंलोपामुद्रापतितदा ॥५२॥ वातापिभक्षकर्तारंसमुद्रस्याऽपिशोषकम् ॥ कशयाताडयामासपंचबाणशराहतः ॥५३॥ इंद्राणीहृतचित्तोऽसौसर्पेतिप्रब्रुवन्मुनिम् ॥ तंशशापमुनिःक्रुद्धःकशाघातमनुस्मरन् ॥५४॥ सर्पोभवदुराचारवनेघोरवपुर्महान् ॥ बहुवर्षसहस्रा णियत्रक्लेशोमहान्भवेत् ॥५५॥ विचरिष्यसिवीर्येणपुनःस्वर्गमवाप्स्यसि ॥ दृष्ट्वायुधिष्ठिरंनामतवमोक्षोभविष्यति ॥ ५६ ॥ प्रश्नानामुत्तरंश्रु त्वाधर्मपुत्रमुखात्ततः ॥ व्यासउवाच ॥ एवंशप्तःसराजर्षिःस्तुत्वातंमुनिसत्तमम् ॥५७ ॥ स्वर्गात्पपातसहसासर्परूपधरोऽभवत् ॥ बृहस्पति स्ततोगत्वातरसामानसंप्रति ॥ ५८ ॥ इंद्रायसर्ववृत्तांतंकथयामासविस्तरात् ॥ तच्छ्रुत्वामघवाराज्ञःस्वर्गात्प्रच्यवनादिकम् ॥५९॥ मुदितोऽभू न्महाराजःस्थितस्तत्रैववासवः ॥ देवाश्चमुनयोदृष्ट्वानहुषंपतितंभुवि ॥ ६० ॥

पर जब अत्यन्त क्लेश भोगेगा॥५५॥ तब फिर स्वर्गको प्राप्तहोगा तू जब युधिष्ठिरनामक नरपतिका दर्शन करेगा ॥५६॥ उसी समय उस धर्मपुत्रके मुखसे सम्पूर्ण प्रश्नोंका उत्तर सुनकर बंधनसे छूट जायगा व्यासजीने कहा हे महाराज ! इसप्रकार शापको प्राप्तहो राजर्षि नहुष उन मुनिसत्तमका स्तव करते करते॥५७॥सहसा स्वर्गसे पतित हुआ और तत्काल सर्पका आकार धारण किया अनन्तर देवगुरु बृहस्पतिजीने शीघ्र मानससरोवरमें जाय ॥ ५८ ॥ देवराज इंद्रसे यह सब वृत्तान्त विस्तारपूर्वक कहा सुरपति, नहुषनृपतिकी स्वर्गच्युति इत्यादि समस्त वृत्तान्त श्रवणकर ॥५९॥ अत्यन्त आनन्दितहुए और प्रसन्नचित्तसे उसी स्थानमे वास करने

लगे देवता और मुनिगण नहुषको पृथ्वीपर गिराहुआ देखकर ॥६० ॥ जिस स्थानमें इंद्र वास करतेथे उसी मानससरोवरमें गये तव मुनिगण और देवता सब
मिलित होकर इंद्रको समझाय ॥६१॥ और सम्मानित कर फिर स्वर्गमें ले आये फिर सम्पूर्ण देवता और ऋषिगणोंने आये हुए इंद्रको ॥६२॥ स्वर्गके सिंहास
नपर स्थापितकर उसके उपरान्त अभिषेकक्रिया सम्पादन की. इंद्रभी अपने सिंहासनको प्राप्त हो प्रणयिनी शचीके सहित सुरालयके॥ ६३॥ मनोहर वनमें क्रीडा
करने लगे व्यासजीने कहा हे राजन् ! कामरूप महर्षि असुरेश्वर विश्वरूपको मारकर इन्द्र इसप्रकार अत्यन्त दारुण दुःख भोगकर तदनन्तर देवीके प्रसादसे अपने
आसनको प्राप्त हुए थे ॥६४॥६५॥ हे राजेन्द्र ! तुमने जो पूँछा था मैंने वही वृत्रासुरका वधवृत्तान्तरूप अत्युत्तम उपाख्यान आपके निकट कीर्त्तन किया ॥

जग्मुःसर्वेऽपितत्रैवयत्रेंद्रःसरसिस्थितः ॥ तमाश्वास्यसुराःसर्वेमुनिभिःसहितास्तदा ॥ ६१ ॥ स्वर्गेसमानयामासुर्मानपूर्वंशचीपतिम् ॥ समा
गतंततःशक्रंसर्वेतेमुनयःसुराः ॥ ६२ ॥ स्थापयित्वाऽऽसनेपश्चादभिषेकंदधुःशिवम् ॥ इंद्रोऽपिस्वासनंप्राप्यशच्यासहसुरालये ॥ ६३ ॥
चिक्रीडनंदनेरम्येकानने प्रेमयुक्तया ॥ व्यासउवाच ॥ एवमिंद्रेणसंप्राप्तंदुःखंपरमदारुणम् ॥ ६४ ॥ हत्वासुरंकामरूपंविश्वरूपंमहामुनिम् ॥
पुनर्देव्याःप्रसादेनस्वस्थानंप्राप्तवान्नृप ॥ ६५ ॥ एतत्तेसर्वमाख्यातंवृत्रासुरवधाश्रयम् ॥ यत्पृष्टोऽहंत्वयाराजन्कथानकमनुत्तमम् ॥ ६६ ॥
यादृशंकुरुतेकर्मतादृशंफलमाप्नुयात् ॥ अवश्यमेवभोक्तव्यंकृतंकर्मशुभाशुभम् ॥६७॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कंधे वृत्रवधोना
मनवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ जनमेजयउवाच ॥ कथितंचरितंब्रह्मञ्छक्रस्याऽद्भुतकर्मणः ॥ स्थानभ्रंशस्तथादुःखप्राप्तिरुक्ताविशेषतः ॥ १ ॥
यत्रदेवाधिदेव्याश्चमहिमाऽतीववर्णितः ॥ संदेहोऽत्रममाऽप्यस्तियच्छक्रोपिमहातपाः ॥ २ ॥ देवाधिपत्यमासाद्यदुःखंदुःखमन्वभूत् ॥
मखानांतुशतंकृत्वाप्राप्तुंस्थानमनुत्तमम् ॥ ३ ॥

॥ ६६ ॥ हे कुरुकुलभूषण ! आप निश्चय जानिये कि जीवगण जिसप्रकार कर्म करते है उसीप्रकार फलको प्राप्त होते हैं, कियाहुआ कर्म शुभ हो अथवा अशुभहो
अवश्यही उसका फल भोगना होगा, इसमे सन्देह नहीं इसीप्रकार इन्द्रनेभी ब्रह्महत्यारूप अपने किये हुए कर्मका फल भोगा था ॥ ६७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते
महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ ॥ जनमेजयने कहा हे ब्रह्मन् ! आपने अद्भुतकर्मा इन्द्रका अद्भुत चरित्र और उनका स्थानभ्रंश तथा
दुःखकी प्राप्ति भलीभाँति वर्णन की ॥ १ ॥ और उनके प्रसंगमे देवाधिदेवी भुवनेश्वरीकी महिमा भी विशेषरूपसे वर्णन की· किन्तु इस बातका मेरे मनमें एक
सन्देह उपस्थित हुआ है कि इन्द्र महातपस्वी थे ॥ २ ॥ उन्होंने दुःखनाशक देवाधिपत्यको प्राप्त होकर भी दुःख अनुभव क्यो किया था वह सौ अश्वमेधयज्ञका

अनुष्ठान करके देवाधिपत्य और उत्तम स्थानको प्राप्त होकर भी ॥ ३ ॥ किसकारण उस स्थानसे भ्रष्ट हुए? हे करुणानिधे ! आप दया करके यह सम्पूर्ण कारण मेरे प्रति वर्णन कीजिये ॥ ४ ॥ आप सर्वज्ञ मुनिश्रेष्ठ और पुराणसमूहके प्रवर्तक हैं. मै आपका श्रद्धान्वित शिष्य हूं ऐसे प्रियशिष्यके निकट महत् पुरुषोंका न कहने योग्य कुछ भी नही है॥ ५ ॥ अतएव हे महाभाग ! आप कृपाकरके मेरा यह सब संशय दूर कीजिये. सूतजीने कहा जनमेजयके सत्यवतीपुत्र व्यासजीसे इस प्रकार पूॅछनेपर ॥ ६ ॥ उन्होने अत्यन्त प्रसन्नमनसे यथाक्रमसहित उसका उत्तर दिया, व्यासजीने कहा हे नृपवर ! आप उसका सम्पूर्ण अद्भुत कारण सुनिये॥ ॥ ७ ॥ तत्त्वके जाननेवाले पुरुष कहते है कि, कर्मकी गति संचित, वर्तमान और प्रारब्धभेदसे तीनप्रकारकी है ॥ ८ ॥ इसके प्रत्येककी फिर सात्त्विक,राजसिक और

देवेशत्वंचसंप्राप्यभ्रष्टःस्थानादसौकथम् ॥ एतत्सर्वसमाचक्ष्वकारणंकरुणानिधे ॥ ४ ॥ सर्वज्ञोऽसिमुनिश्रेष्ठपुराणानांप्रवर्तकः ॥ नाऽवाच्यं महतांकिंचिच्छिष्येचश्रद्धयाऽन्विते ॥५॥ तस्मात्कुरुमहाभागमत्संदेहापनोदनम् ॥ सूतउवाच ॥ इतिपृष्टःसराज्ञावैतदासत्यवतीसुतः ॥६॥ तमाहाऽतिप्रसन्नात्मायथानुक्रममुत्तरम् ॥ व्यासउवाच ॥ निबोधनृपतिश्रेष्ठकारणंपरमाद्भुतम् ॥७॥ कर्मणस्तुत्रिधाप्रोक्तागतिस्तत्त्वविदांवरैः॥ संचितंवर्तमानंचप्रारब्धमितिभेदतः ॥ ८ ॥ अनेकजन्मसंजातंप्राक्तनंसंचितंस्मृतम् ॥ सात्त्विकंराजसंकर्मतामसंत्रिविधंपुनः॥ ९ ॥ शुभंवाऽप्यशुभंभूपसंचितंबहुकालिकम् ॥ अवश्यमेवभोक्तव्यंसुकृतंदुष्कृतंतथा ॥१०॥ जन्मजन्मनिजीवानांसंचितानांचकर्मणाम् ॥ निःशेषस्तुक्षयो नाऽभूत्कल्पकोटिशतैरपि ॥११॥ क्रियमाणंचयत्कर्मवर्तमानंतदुच्यते ॥ देहंप्राप्यशुभंवाऽपिह्यशुभंवासमाचरेत् ॥१२॥ संचितानांपुनर्मध्यात्समाहृत्यकियान्किल ॥ देहारंभेचसमयेकालःप्रेरयतीवतत् ॥ १३ ॥

तामसिक भेदसे तीन तीन प्रकार जाननी चाहिये अनेक जन्ममें उत्पन्न किये हुए प्राक्तनकर्मको संचित कहते है॥ ९ ॥ हे भूपते ! सञ्चित कर्म शुभ हो वा अशुभ हो अथवा बहुत कालका हो प्राणीगणोंको अवश्यही उस अच्छे बुरे कर्मका फल भोगना पडेगा ॥ १० ॥ जीवगण जन्म जन्मेम किये संचित कर्मोंका फल भोगे विना वह सौकरोड कल्पमेंभी नष्ट नहीं होता ॥ ११ ॥ जो कर्म करना आरम्भ किया है इस समयभी वह नष्ट नहीं होता, इसकोही वर्तमान कर्म कहते है. जीव धारण करके शुभ हो अथवा अशुभ हो यह वर्तमानकर्म सम्पादन करते हैं ॥ १२ ॥ देहारम्भके समय कल्पपूर्वमे किये हुए संचितकर्मोंमें कुछेक अंश हरण करके भोगके निमित्त प्रेरण करता है ॥ १३ ॥

इसकोही प्रारब्ध कर्म्म कहते हैं, फलके भोगनेसे वह नष्ट होता है प्राणियोंको अवश्यही यह प्रारब्ध कर्म्म भोगना पडेगा॥ १४॥हे महाराज ! देवता हो वा मनुष्य हो असुर हो वा यक्ष हो गन्धर्व हो अथवा किन्नर हो पूर्वमें कियेहुए धर्म्म अधर्म्मका फल अवश्यही भोगना पडेगा, यही स्थिर निश्चय जानना चाहिये॥ १५॥पूर्वमें कियाहुआ कर्महीं देव मनुष्य यक्ष गन्धर्व किन्नर कोई हो सबके देहारम्भका कारण होता है॥ १६॥कर्मका क्षय होनेसे प्राणियोंका जन्म नष्ट होता है इसमें संशय नहीं है. ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, इन्द्र और सुरगण ॥ १७॥ तथा दानव यक्ष गन्धर्वादि सबही कर्म्मके वशीभूत हैं. हे नृप ! कर्म्मके विना देहीगणोंके सुख दुःख भोगनेका कारणस्वरूप देहसम्बन्ध किसप्रकार उपस्थित हो सक्ता है? अतएव हे राजेन्द्र ! कालके परिपाकसे अनेक जन्मजनित सञ्चित कर्मोंमें ॥ १८ ॥१९॥किसी

प्रारब्धंकर्मविज्ञेयंभोगात्तस्यक्षयःस्मृतः॥प्राणिभिःखलुभोक्तव्यंप्रारब्धंनाऽत्रसंशयः॥ १४॥ पुराकृतानिराजेंद्रह्यशुभानिशुभानिच॥अवश्यमेव कर्माणिभोक्तव्यानीतिनिश्चयः॥ १५॥देवैर्मनुष्यैरसुरैर्यक्षगंधर्वकिन्नरैः॥कर्मैवहिमहाराजदेहारंभस्यकारणम्॥ १६॥ कर्मक्षयेजन्मनाशःप्राणिनां नाऽत्रसंशयः॥ब्रह्माविष्णुस्तथारुद्रइंद्राद्याश्चसुरास्तथा॥ १७॥दानवायक्षगंधर्वाःसर्वेकर्मवशाःकिल॥अन्यथादेहसंबंधःकथंभवतिभूपते॥ १८॥ कारणंयस्तुभोगस्यदेहिनःसुखदुःखयोः ॥ तस्मादनेकजन्मोत्थसंचितानांचकर्मणाम्॥ १९॥मध्येवेगःसमायातिकस्यचित्कालपाकतः॥तत्प्रारब्धवशात्पुण्यंकरोतिचयथातथा ॥ २०॥ पापंकरोतिमनुजस्तथादेवादयोऽपिच ॥ तथानारायणोराजन्नरश्चधर्मजावुभौ ॥२१॥ जातौकृष्णार्जुनौकाममंशौनारायणस्यतौ ॥ पुराणपीठिकेयं वैमुनिभिःपरिकीर्तिता ॥ २२ ॥ देवांशःसतुविज्ञेयोयोभवेद्विभवाधिकः ॥ नाऽनृषिःकुरुते काव्यंनाऽरुद्रोरुद्रमर्चते ॥ २३ ॥

कर्मका वेग उपस्थित होता है जिसका वेग उपस्थित हो वही प्रारब्ध है इसी प्रारब्धवशसे मनुष्य तथा देवादि सबही जिसप्रकार पुण्य करते हैं ॥ २० ॥ इसीप्रकार पापकार्य भी करते है, इससे आप जानिये कि इन्द्रने पुण्यसे जिसप्रकार देवाधिपत्य प्राप्त किया था उसी प्रकार पाप प्रारब्धसे ब्रह्महत्या कर अपने पदसे भ्रष्ट हुये थे इसमें फिर संदेहका क्या विषय है? हे राजेन्द्र ! केवल इन्द्रही कर्मके वशीभूत नहीं है धर्म्मपुत्र नर और नारायणनेभी कर्मके वशीभूत हो ॥ २१ ॥ जन्मग्रहण किया था इसमें नर और नारायणके अंशसे अर्ज्जुन और कृष्ण दोनोंही कर्मवशसे नारायणके अंशसे अवतीर्ण हुए थे मुनिगण इनको ही पुराणोंकी पीठिका अर्थात् क्रमरूपसे वर्णन किया है यही प्रमाण है सो वर्णन करते है ॥ २२ ॥ जो अतुल ऐश्वर्यवान् हैं उनको देवांश जानना चाहिये, जो मुनि नहीं है वे ज्ञान

प्रतिपादक शास्त्रप्रणयन नहीं करते जो रुद्र नहीं है वे रुद्रकी अर्चना नहीं करते ॥ २३ ॥ जो देवताओंके अंशसे नहीं हैं वे अन्नदान नहीं करते जो विष्णुका अंश नहीं है वे पृथिवीपति नहीं होते; हे पृथिवीन्द्र ! इन्द्र, अग्नि, यम विष्णु और धनदसे ॥ २४ ॥ प्रभुत्व प्रभाव कोप और पराक्रम ग्रहणकर जीवोंका शरीर बनताहै यही स्थिर निश्चय जानना चाहिये॥ २५ ॥ लोकमें जो कोई पुरुष बलवान् भाग्यवान् भोगवान् विद्यावान् अथवा दानशील हैं वही पुरुष देवांश कहा जाताहै॥ २६ ॥ हे वसुधाधिप ! इसीप्रकार पाण्डवोंको देवांश और नारायणके समान प्रभावशाली वासुदेवको तो देवरूपही जानना चाहिये॥ २७ ॥ हे राजन् ! आप निश्चय जानिये कि- प्राणिगणोंका शरीर सुखदुःख भोगनेका स्थान है यह शरीरधारी जीवगण सदाही सुखके पीछे दुःख और दुःखके पीछे सुखभोग करते आतेहैं ॥ २८ ॥ कोईभी देही (जीवात्मा) स्वाधीन नहीं है सदाही दैवके आधीन है वे अपने वशमें न रहकर दैवके वशीभूतहो जन्म, मृत्यु, सुख और दुःख पातेहैं ॥ २९ ॥ हे राजन् ! दैव जो सबकी

ना॒ऽदेवांशोददात्यन्नंनाऽविष्णुःपृथिवीपतिः ॥ इंद्रादग्नेर्यमाद्विष्णोर्धनदादितिभूपते ॥ २४ ॥ प्रभुत्वंचप्रभावंचकोपंचैवपराक्रमम् ॥ आदायक्रियतेनूनंशरीरमितिनिश्चयः ॥ २५ ॥ यःकश्चिद्बलवाँल्लोकेभाग्यवानथभोगवान् ॥ विद्यावान्दानवान्वाऽपिसदेवांशःप्रपद्यते ॥ ॥ २६ ॥ तथैवैतेममाख्याताःपांडवाःपृथिवीपते ॥ देवांशोवासुदेवोऽपिनारायणसमद्युतिः ॥ २७ ॥ शरीरंप्राणिनांनूनंभाजनंसुखदुःखयोः ॥ शरीरीप्राप्नुयात्कामंसुखंदुःखमनंतरम् ॥ २८ ॥ देहीनास्तिवशःकोपिदैवाधीनःसदैवहि ॥ जननंमरणंदुःखंसुखंप्राप्नोतिचावशः ॥ २९ ॥ पांडवास्तेवनेजाताःप्राप्तास्तुस्वगृहंपुनः ॥ स्वबाहुबलतःपश्चाद्राजसूयंकृतूत्तमम् ॥ ३० ॥ वनवासंपुनःप्राप्ताबहुदुःखकरंपरम् ॥ अर्जुनेनतपस्तप्तंदुष्करंह्यजितेंद्रियैः ॥ ३१ ॥ संतुष्टैस्तुसुरैर्दत्तंवरदानंपुनःशुभम् ॥ नरदेहकृतंपुण्यंक्वगतंवनवासजम् ॥ ३२ ॥ नरदेहेतपस्तप्तंचोग्रेबदरिकाश्रमे ॥ नार्जुनस्यशरीरेतत्फलदंसंबभूवह ॥ ३३ ॥ प्राणिनांदेहसंबंधेगहनाकर्मणोगतिः ॥ दुर्ज्ञेयासर्वथादेवैर्मानवानांतुकाकथा ॥ ३४ ॥ वासुदेवोऽपिसंजातःकारागारेऽतिसंकटे ॥ नीतोऽसौवसुदेवेननंदगोपस्यगोकुलम् ॥ ३५ ॥

अपेक्षा बलवान्है इसविषयका निदर्शन देखिये पाण्डवोने प्रथम वनमे जन्म ग्रहणकर तिसके उपरान्त अपने घर गयेथे अनन्तर अपने बाहुबलसे राजसूयमहायज्ञका अनुष्ठान किया॥ ३० ॥ फिर कठोर दुःखदायक वनवासको प्राप्त हुए तदनन्तर अर्ज्जुनने कठिन तपस्याकी जो अजितेन्द्रियोंको दुर्लभहै॥ ३१ ॥ देवताओंने सन्तुष्ट हो उसको कल्याणदायक वर प्रदानकिया तथापि उसने दुःखके कठोर हाथसे रक्षानहीं पाई नरदेहमे किया हुआ वनवासजनित पुण्य कहाँ चलागया॥ ३२ ॥ उसने पूर्वजन्ममें नरनामक धर्मपुत्रहो बदरिकाश्रममें जो भारीतपस्याकीथी इससमय अर्ज्जुन देहमे वहफलदायक नहीं हुई?॥ ३३ ॥ प्राणीगणोंके देहसम्बन्धमें कर्मकी गति अत्यन्त दुर्जयहै देवताभी जब उसको नहीं जानसक्ते तब मनुष्योंके सम्बन्धमे फिर क्या बात है ॥ ३४ ॥ भगवान् वासुदेवनेभी अत्यन्त संकटके स्थल कारागारमे जन्म ग्रहण

कर अन्तमें वसुदेवसे नन्दगोपके गोकुलमें आय ॥ ३५ ॥ वहां ग्यारह वर्ष वास कर तथा फिर मथुरामें आय बलपूर्वक उग्रसेनके पुत्र कंसको मारा था ॥ ३६॥ अनन्तर उन्होंने अत्यन्त दुःखित पिता माताको बंधनसे छुडाय और उग्रसेनको मथुरापुरीका राजा कियाथा॥ ३७॥ तदनन्तर उन्होने म्लेच्छराज कालयवनके भयसे द्वारकापुरीको गमन किया इसप्रकार जनार्दन कृष्णने दैवके वशीभूत हो द्वारावती नगरीमें अनेक कार्यसाधनकरके महत् पुरुषार्थसाधनके अनंतर कुटुम्ब गणो के सहित प्रभासतीर्थमें देहपरित्यागकर वैकुण्ठको गमनकिया था ॥ ३८॥ ३९॥ प्रभासतीर्थमे विप्रके शापसे सम्पूर्ण यादवगण, पुत्र, पौत्र, सुहृद्, भाई, बहन तथा कुलकामिनी गणोंके सहित मृत्युको प्राप्त हुए थे ॥ ४०॥ हे राजन् ! यह मैंने आपके निकट कर्म्मकी गहनगतिविषय वर्णन किया अधिक और क्या कहूं इसकर्मके

एकादशैववर्षाणिसंस्थितस्तत्रभारत ॥ पुनःसमथुरांगत्वाजघानोग्रसुतंबलात् ॥ ३६॥ मोचयामासपितरौबंधनाद्भृशदुःखितौ ॥ उग्रसेनंचरा
जानंचकारमथुरापुरे ॥ ३७ ॥ जगामद्वारवत्यांसम्लेच्छराजभयात्पुनः ॥ सर्वंभाविवशात्कृष्णःकृतवान्पौरुषंमहत् ॥ ३८ ॥ कृत्वाकार्या
ण्यनेकानिद्वारवत्यांजनार्दनः ॥ देहंत्यक्त्वाप्रभासेतुसकुटुंबोदिवंगतः ॥३९ ॥ पुत्राःपौत्राश्चसुहृदोभ्रातरोजामयस्तथा ॥ प्रभासेयादवाःसर्वे
विप्रशापात्क्षयंगताः ॥४०॥ एवंतेकथिताराजन्कर्मणोगहनागतिः ॥ वासुदेवोऽपिव्याधस्यबाणेननिधनंगतः ॥ ४१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते
महापुराणे षष्ठस्कंधे दशमोऽध्यायः ॥१०॥जनमेजयउवाच ॥ भारावतरणार्थायकथितंजन्मकृष्णयोः ॥ संशयोऽयंद्विजश्रेष्ठहृदयेममतिष्ठति
॥ १ ॥ पृथिवीगोस्वरूपेणब्रह्माणंशरणंगता ॥ द्वापरांतेतिदीनाऽऽर्तागुरुभारप्रपीडिता ॥ २ ॥ वेधसाप्रार्थितोविष्णुःकमलापतिरीश्वरः ॥
भूभारोत्तरणार्थायसाधूनांरक्षणायच ॥ ३ ॥ भगवान्भारतेखंडेदेवैःसहजनार्दनः ॥ अवतारंगृहाणाशुवसुदेवगृहेविभो ॥ ४ ॥ एवंसंप्रार्थितो
धात्राभगवान्देवकीसुतः ॥ बभूवसहरामेणभूभारोत्तरणायवै ॥ ५ ॥

वशीभूत हो स्वयं वासुदेवभी व्याधके बाणसे मृत्युको प्राप्त हुए थे ॥ ४१ ॥ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठमस्कंधे भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥
जनमेजयने कहा हे द्विजेन्द्र ! आपने कहाहै कि, पृथिवीका भार हरण करनेके निमित्त राम और कृष्णने जन्मग्रहण कियाथा इसविषयका मेरे हृदयमें बडा संशय उपस्थित हुआ है ॥ १॥ वह आप सुनिये, द्वापरयुगके अवसानमें पृथिवी भारी पापसे आक्रान्त और कातर हो गोरूपधारणकर ब्रह्माजीकी शरणागत हुई थी ॥ २ ॥ तब ब्रह्माजी पृथिवीके सहित भूभारहरण और साधुओंकी रक्षाके निमित्त ॥ ३ ॥ कमलापति प्रभु विष्णुके निकट जाय प्रार्थना कर कहने लगे हे विभो ! आप पृथिवीमे वसुदेवके घर अवताररूपसे शीघ्र जन्मग्रहण कीजिये ॥ ४ ॥ ब्रह्माजीकी इस प्रकार प्रार्थना करनेपर भगवानने पृथिवीका भार हरण

करनेके निमित्त बलरामके सहित देवकीके पुत्ररूपसे जन्मग्रहण किया था॥५॥उन्होंने इस पृथिवीमें अनेक अनेक दुष्टस्वभाव पुरुषोंको और अनेकानेक राजाओंको पापबुद्धि और दुराचारी जानकर उनको मार कुछेक पृथिवीका भार दूर किया था ॥ ६ ॥ इसमें भीष्म, द्रोण, विराट, द्रुपद, बाह्लीक, सोमदत्त और सूर्यका पुत्र कर्ण भी मारे गये थे ॥ ७ ॥ किन्तु जिन्होंने धन लूटा तथा हरिकी रमणीगणोंको हरण किया था वह सम्पूर्ण करोड करोड आभीर शक म्लेच्छ और निषादगण पृथ्वीमें शेष रहे. बुद्धिमान् कृष्णने यदि उनको न मारा तो उनका पृथिवीका भार दूर करना किस प्रकार हुआ ? ॥८॥९॥ हे महाभाग ! कलिकालमें संपूर्ण प्रजाको पापनिरत देखकर यह महा संशय मेरे चित्तसे किसी प्रकार दूर नहीं होता ॥१०॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! कालके वशीभूत हो जिस युगमे जिस

कियानुत्तारितोभारोहत्वादुष्टाननेकशः ॥ ज्ञात्वासर्वान्दुराचारान्पापबुद्धिनृपानिह ॥ ६ ॥ हतोभीष्मोहतोद्रोणोविराटोद्रुपदस्तथा ॥
बाह्लीकःसोमदत्तश्चकर्णो वैकर्तनस्तथा ॥ ७ ॥ यैर्लुंठितंधनंसर्वंहृताश्चहरियोषितः ॥ कथंननाशितादुष्टायेस्थिताःपृथिवीतले ॥ ८ ॥
आभीराश्चशकाम्लेच्छानिषादाःकोटिशस्तथा ॥ भारावतरणंकितत्कृतंकृष्णेनधीमता ॥९॥ संदेहोऽयंमहाभागननिवर्ततिचित्ततः ॥ कलाव
स्मिन्प्रजाःसर्वाःपश्यतःपापनिश्चयाः ॥ १० ॥ व्यासउवाच ॥ राजन्यस्मिन्युगेयादृक्प्रजाभवतिकालतः ॥ नाऽन्यथातद्भवेन्नूनंयुगधर्मोऽत्र
कारणम् ॥११॥ येधर्मरसिकाजीवास्तेवैसत्ययुगेऽभवन् ॥ धर्मार्थरसिकायेतुतेवैत्रेतायुगेऽभवन्॥१२॥धर्मार्थकामरसिकाद्वापरेचाऽभवन्युगे॥
अर्थकामपराःसर्वेकलावस्मिन्भवंतिहि ॥ १३ ॥ युगधर्मस्तुराजेंद्रनयातिव्यत्ययंपुनः ॥ कालःकर्तास्तिधर्मस्यह्यधर्मस्यचवैपुनः ॥ १४ ॥

प्रकार स्वभावादियुक्त प्रजा उत्पन्न होती है अन्यथा भाव कभी नहीं होता युगधर्मको ही इस विषयका उसका विशेष कारण जानना चाहिये ॥ ११ ॥ तब युग धर्मके अनुसार जो दुष्ट अथवा दुराचारी है उन सबको मारनेपर सम्पूर्ण प्रजा एकबार उच्छेद ( नाश ) होजाती है इससे सृष्टि स्थिति प्रलयरूप सनातन जगत् प्रवाह विनष्ट होता है इसी कारण भगवान् कृष्णने पृथिवीके भारस्वरूप दानव और दुराचारी क्षत्रियवर्गोंका विनाश किया था अन्योंका नहीं. हे राजन् ! जो धर्मपरायण है वह सत्ययुगमे और जो धर्म तथा अर्थपरायण है वह त्रेतायुगमें ॥ १२ ॥ जो धर्म और अर्थ तथा कामपरायण हैं वह द्वापरयुगमे और अर्थ तथा कामपरायण है वह इस कलिकालमें जन्मग्रहण करते हैं ॥ १३ ॥ हे महाराज ! आप निश्चय जानिये कि, युगधर्मका व्यत्यय ( विपरीत ) कभी नहीं होता और काल धर्म तथा अधर्म करनेवाला सदाही विद्यमान हैं ॥ १४ ॥

राजाने कहा हे महाभाग ! सत्ययुगमें जिन सब धर्मपरायण महात्माओंने जन्म ग्रहण किया था वह पुण्यशाली मनुष्य इससमय कहां है ? ॥ १५ ॥ हे पितामह !
जो त्रेता अथवा द्वापर युगमें दानव्रतपरायण थे वह मुनिगणभी इससमय कहां है ॥ १६ ॥ और इस वर्त्तमान कलियुगमें जो सम्पूर्ण दयारहित तथा निर्लज्ज
मनुष्य विद्यमान हैं वह पापिष्ठ देव और गुरुनिन्दक गण सत्ययुगके समय कहां जायँगे ॥ १७ ॥ हे महामते ! मैं यह सम्पूर्ण धर्म निर्णयको सुननेके निमित्त अत्य
न्त उत्सुक हुआ हूं आप कृपाकरके इन सबका गूढतत्त्व विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये ॥ १८ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! जो मनुष्य सत्ययुगमें इस पृथ्वीके
ऊपर जन्मग्रहण करता है वह पुण्यजनित कर्मोंके अनुष्ठानसे देवलोकको जाता है ॥ १९ ॥ हे नृपसत्तम । विप्रवर्ग क्षत्रिय वैश्य और शूद्रगण अपने अपने धर्म

राजोवाच ॥ येतुसत्ययुगेजीवाभवंतिधर्मतत्पराः ॥ कुत्रतेऽद्यमहाभागतिष्ठंतिपुण्यभागिनः ॥ १५ ॥ त्रेतायुगेद्वापरेवायेदानव्रतकारकाः ॥
वर्ततेमुनयःश्रेष्ठकुत्रब्रूहिपितामह ॥ १६ ॥ कलावद्यदुराचारायेऽत्रसंतिगतत्रपाः ॥ आद्येयुगेक्कयास्यंतिपापिष्ठादेवनिंदकाः ॥ १७ ॥ एतत्सर्वं
समाचक्ष्वविस्तरेणमहामते ॥ सर्वथाश्रोतुकामोऽस्मियदेतद्धर्मनिर्णयम् ॥१८॥ व्यासउवाच ॥ येवैकृतयुगेराजन्संभवंतीहमानवाः ॥ कृत्वा
तेपुण्यकर्माणिदेवलोकान्व्रजंतिवै ॥१९॥ ब्राह्मणाःक्षत्रियावैश्याःशूद्राश्चनृपसत्तम ॥ स्वधर्मनिरतायांतिलोकान्कर्मजितान्किल ॥२०॥सत्यं
दयातथादानंस्वदारगमनंतथा ॥ अद्रोहःसर्वभूतेषुसमतासर्वजंतुषु ॥ २१ ॥ एतत्साधारणंधर्मंकृत्वासत्ययुगेपुनः ॥ स्वर्गंयांतीतरेवर्णाधर्म
तोरजकादयः ॥२२॥ तथात्रेतायुगेराजन्द्वापरेऽथयुगेतथा ॥ कलावस्मिन्युगेपापानरकंयांतिमानवाः ॥ २३ ॥ तावत्तिष्ठंतितेतत्रयावत्स्याद्यु
गपर्ययः॥पुनश्चमानुपेलोकेभवंतिभुविमानवाः ॥ २४ ॥ यदासत्ययुगस्यादिःकलेरंतश्चपार्थिव ॥ तदास्वर्गात्पुण्यकृतोजायंतेकिलमानवाः
॥ २५ ॥ यदाकलियुगस्यादिर्द्वापरस्यक्षयस्तथा ॥ नरकात्पापिनःसर्वेभवंतिभुविमानवाः ॥ २६ ॥

कार्यमें निरत रहकर अपने अपने कर्मार्जित लोकमें जाते है ॥ २० ॥ सत्य, दान, स्वदारगमन, अहिंसा और सब जीवोंके प्रति समान भावसे दया ॥ २१ ॥
यह सब साधारण धर्मका आचरण करके वह धर्मके बलसे सम्पूर्ण रजकादि नीचवर्ण भी स्वर्गको जाते है ॥ २२ ॥ इसीप्रकार त्रेता और द्वापरयुगमें भी अपने
अपने धर्मार्जित पुण्यके बलसे मनुष्यगण स्वर्गमें जाते हैं ॥२३॥ किन्तु इस कलियुगमें पापासक्त मनुष्य गण नरकमें जाकर युगके विपर्यय (समाप्ति) पर्यन्त उस
घोर नरकमें वासकर तदनन्तर फिर इस पृथ्वीमें जन्म ग्रहण करते हैं ॥ २४ ॥ हे महाराज । जब सत्ययुगका आदि और कलियुगका अन्त होता है उसी समय
पुण्यवान् महात्मा मनुष्य स्वर्गसे पृथ्वीमें जन्मग्रहण करते हैं ॥ २५ ॥ और जब कलियुगका आदि और द्वापरयुगका अन्त उपस्थित होता है, उसी समय

पापीगण नरकसे पृथ्वीमें फिर मनुष्यजन्म ग्रहण करतेहैं ॥ २६॥ हे महाराज! कालका आचार इसीप्रकार जानना चाहिये,कभी उसके अन्यथा नहीं होता देखो कलियुग असत्कार्य करनेवाला है इसीकारणसे कलियुगकी सब प्रजाभी उसीके अनुरूप पापाचारी होती है ॥ २७ ॥ कभी कभी दैवयोगसे इन प्राणियोंके जन्म ग्रहणकी विपरीतता होती है इसीकारण कलिकालमें जो सदाचरण करता है वह द्वापरयुगका मनुष्य होता है ॥ २८ ॥ इसीप्रकार सत्कार्य करके द्वापरके युगका मनुष्य त्रेतायुगमें और त्रेताका मनुष्य सत्ययुगमें जन्म ग्रहण करता है और जो सत्ययुगमे दुष्ट है वह क्रमानुसार कलियुगकाही मनुष्य होवाहै ॥ २९ ॥ जीवगण अपने किये कर्मफलके प्रभावसे असुख भोगकरभी युगधर्मके कारण फिर इसीप्रकार कर्म करके उसफलका अत्यन्त कष्ट भोगतेहैं॥ ३०॥जनमेजयने कहा हे भगवन्! आप भलीभाँति युगधर्मका विषय कहिये कि, सत्ययुगमें किसप्रकार धर्म था उसके सुननेकी मैं अत्यन्त अभिलापा करताहूं॥ ३१॥व्यासजीने कहा हे महाराज ! मैं

एवंकालसमाचारोनाऽन्यथाभूत्कदाचन ॥ तस्मात्कलिरसत्कर्तातस्मिंस्तुतादृशीप्रजा ॥ २७॥ कदाचिद्दैवयोगात्तुप्राणिनांव्यत्ययोभवेत् ॥ कलौयेसाधवःकेचिद्वापरेसंभवंतिते ॥ २८ ॥ तथात्रेतायुगेकेचित्केचित्सत्ययुगेतथा ॥ दुष्टाःसत्ययुगेयेतुतेभवंतिकलावपि ॥ २९ ॥ कृतकर्मप्रभावेणप्राप्नुवंत्यसुखानिच ॥ पुनश्चतादृशंकर्मकुर्वंतियुगभावतः ॥ ३० ॥ जनमेजयउवाच ॥ युगधर्मान्महाभागब्रूहिसर्वानशेषतः॥ यस्मिन्वैयादृशोधर्मोज्ञातुमिच्छामितंतथा ॥ ३१ ॥ व्यासउवाच ॥ निबोधनृपशार्दूलदृष्टांतंतेब्रवीम्यहम् ॥ साधूनामपिचेतांसियुगभावाद्भ्रमंतिहि ॥ ३२ ॥ पितुर्यथातेराजेंद्रबुद्धिर्विप्रावहेलने ॥ कृतावैकलिनाराजन्धर्मज्ञस्यमहात्मनः ॥ ३३ ॥ अन्यथाक्षत्रियोराजाययातिकुलसंभवः ॥ तापसस्यगलेसर्पंमृतंकस्मादयोजयत् ॥ ३४ ॥सर्वंयुगबलंराजन्वेदितव्यंविजानता ॥ प्रयत्नेनहिकर्तव्यंधर्मकर्मविशेषतः ॥ ३५ ॥ नूनंसत्ययुगेराजन्ब्राह्मणावेदपारगाः ॥ पराशक्त्यर्चनरतादेवीदर्शनलालसाः ॥ ३६ ॥

आपके निकट युगधर्मका विपय विस्तारपूर्वक कहता हूं आप मनलगाकर सुनिये.हे नृपवर ! युगधर्मके अनुसार साधुगणोंका मन विचलित होता है ॥ ३२॥ देखो आपके पिता महात्मा और धर्मात्माथे तथापि दुष्टमति कलिने उनके चित्तकी वृत्तिको कलुषित करके उनको ब्राह्मणोंके अपमानार्थ प्रवर्तित कियाथा॥ ३३॥उन्होंने क्षत्रियप्रवर और ययातिकुलमें उत्पन्न राजा होकरभी तपस्वीके गलेमें मराहुआ सर्प क्यों डाला था ? ॥ ३४॥ अतएव हे महाराज ! सम्पूर्ण कार्य युगधर्मके बलसे ही होते हैं, यह पंडितगणभी स्वीकार करते हैं, आप विशेप यत्नसे धर्मकार्यका अनुष्ठान करें इससे युगकी प्रबलता होनेपरभी चेष्टासे कुछेक धर्म कर्म अनुष्ठित हो सक्ता है ॥ ३५ ॥ हे राजेन्द्र ! पुण्यमय सत्ययुगके समय वेदपारग ब्राह्मण देवीके दर्शनकी इच्छासे सदाही परमशक्तिकी अर्चनमे निरत ॥ ३६ ॥

गायत्री और प्रणव मन्त्रमे तथा गायत्री ध्यानमें आसक्त रहकर एकमात्र मायाबीज मंत्रका जप करते ॥ ३७ ॥ समस्तही विप्रगण अपने अपने ग्राममें महामाया अम्बिकाका मन्दिर बनानेमें उत्सुक हो सत्य शौच और दयायुक्त मनसे अपने अपने कर्मोंमें निरत रहते॥ ३८ ॥तत्त्व ज्ञानमें निपुण क्षत्रियगण सदाही त्रयी विहित ( तीनो वेदोंमे कहे ) कर्मका अनुष्ठान करके प्रजाके प्रतिपालन करनेमें तत्पर रहते॥ ३९ ॥वैश्यगण कृषि वाणिज्य और गोसेवामें अनुरक्त तथा शूद्रगण भी सदाही ब्राह्मणादि तीनो वर्गोंकी सेवामें निरत रहते ॥ ४० ॥ इसप्रकार सत्ययुगमें सम्पूर्ण वर्णही परमशक्ति अम्बिका देवीकी पूजामें अनुरक्त रहते किन्तु त्रेतायुगमें उक्त धर्मकी मर्यादा कुछेक कम हुई थी ॥ ४१ ॥ इसीप्रकार द्वापरयुगमें सत्ययुगकी धर्ममर्यादा भलीभाँति न्यूनताको प्राप्त होगई जो पूर्वके युगमें राक्षस थे वही कलि

गायत्रीप्रणवासक्तागायत्रीध्यानकारिणः ॥ गायत्रीजपसंसक्तामायाबीजैकजापिनः ॥ ३७ ॥ ग्रामेग्रामेपरांबायाःप्रासादकरणोत्सुकाः॥स्वकर्मनिरताःसर्वेसत्यशौचदयान्विताः ॥ ३८ ॥ त्रय्युक्तकर्मनिरतास्तत्त्वज्ञानविशारदाः ॥ अभवन्क्षत्रियास्तत्रप्रजाभरणतत्पराः ॥३९॥ वैश्यास्तुकृषिवाणिज्यगोसेवानिरतास्तथा ॥ शूद्राःसेवापरास्तत्रपुण्येसत्ययुगेनृप ॥ ४० ॥ परांबापूजनासक्ताःसर्वेवर्णाःपरेयुगे ॥ तथात्रेतायुगेकिंचिन्न्यूनाधर्मस्यसंस्थितिः ॥ ४१ ॥ द्वापरेचविशेषेणन्यूनासत्ययुगस्थितिः ॥ पूर्वयेराक्षसाराजंस्तेकलौब्राह्मणाःस्मृताः ॥ ४२ ॥ पाखंडनिरताःप्रायोभवंतिजनवंचकाः ॥ असत्यवादिनःसर्वेवेदधर्मविवर्जिताः ॥४३ ॥ दांभिकालोकचतुरामानिनोवेदवर्जिताः ॥ शूद्रसेवापराःकेचिन्नानाधर्मप्रवर्तकाः ॥ ४४ ॥ वेदनिंदाकराःक्रूराधर्मभ्रष्टातिवादुकाः ॥ यथायथाकलिर्वृद्धिंयातिराजंस्तथातथा ॥ ४५ ॥ धर्मस्यसत्यमूलस्यक्षयःसर्वात्मनाभवेत् ॥ तथैवक्षत्रियावैश्याःशूद्राश्चधर्मवर्जिताः ॥ ४६ ॥ असत्यवादिनःपापास्तथावर्णेतराःकलौ ॥ शूद्रधर्मरताविप्राःप्रतिग्रहपरायणाः ॥ ४७ ॥

युगमें ऐसे ब्राह्मण हुए ॥ ४२ ॥ जो पाखण्डमे निरत बहुधा जनोके छलनेवाले असत्यवादी गूढ वेदके धर्मसे रहित ॥ ४३ ॥ दाम्भिक लोकवार्त्तामें बडे चतुर मानी वेदवादवर्ज्जित शूद्रोंकी सेवामें तत्पर नानाप्रकारके धर्मके चलानेवाले ॥४४॥ वेदकी निन्दा करनेवाले क्रूर धर्म भ्रष्ट मुँह देखी कहनेवाले हुए हे राजन्! जैसे जैसे कलियुग वृद्धिको प्राप्त होता है ॥ ४५ ॥ तैसे तैसे सत्यही है मूल जिस धर्मका उसका क्षय होजाता है तिसी प्रकार क्षत्रिय वैश्य शूद्रभी धर्मवर्ज्जित होगये ॥ ४६ ॥ और शेष अत्यन्त महाझूंठे पापी हुए. कलियुगमें ब्राह्मण शूद्रोंके धर्ममें परायण दान लेनेमे निपुण होंगे ॥ ४७ ॥

हे नृपसत्तम ! कलियुगकी वृद्धिमे यह सब होगा स्त्री काम लोभ और मोहयुक्त होकर अत्यन्त प्रबल अपनी इच्छानुसार चलनेवाली ॥ ४८ ॥ पापका आचरण करनेवाली और मिथ्या बोलनेवाली होकर लोकसमाजको महाक्लेश करनेवाली होती है और अपनेको धर्म भाषणमें परमपंडित जानकर उपदेश देनेमे तत्पर और पतिको छलनेमे प्रवृत्त ॥ ४९ ॥ और अत्यन्त पापिष्ठ होती है. हे नृपसत्तम ! आहारकी शुद्धि चित्तकी शुद्धि होती है ॥ ५० ॥ इससे धर्म भलीभाँति प्रकाशित होता है. वर्णाश्रमधर्मके आचारके संकर दोषसेही ॥ ५१ ॥ धर्मसंकर दोषकी उत्पत्ति होती है, धर्मसंकरके उपस्थित होनेपर वर्णसंकर दोषकी उत्पत्ति होती है. हे राजन् ! इसप्रकार कलियुगमे क्रमानुसार सब धर्मोंका लोप होनेसे ॥ ५२॥ अपने वर्णके धर्मकी बात फिर कहीं भी नही सुनीजाती. हे नृपवर ! इस युगमें धर्मके

भविष्यंतिकलौराजन्युगेवृद्धिंगताःकिल ॥ कामचाराःस्त्रियःकामलोभमोहसमन्विताः ॥ ४८ ॥ पापामिथ्याभिवादिन्यःसदाक्लेशरतानृप ॥ स्वभर्तृवंचकानित्यंधर्मभाषणपंडिताः ॥ ४९ ॥ भवंत्येवंविधानार्यःपापिष्ठाश्चकलौयुगे ॥ आहारशुद्ध्यानृपतेचित्तशुद्धिस्तुजायते ॥ ५० ॥ शुद्धेचित्तेप्रकाशःस्याद्धर्मस्यनृपसत्तम ॥ वृत्तसंकरदोषेणजायतेधर्मसंकरः ॥ ५१ ॥ धर्मस्यसंकरेजातेनूनंस्याद्वर्णसंकरः ॥ एवंकलियुगेभूपसर्वधर्मविवर्जिते ॥५२॥ स्ववर्णधर्मवार्तैपानकुत्राऽप्युपलभ्यते ॥ महांतोऽपिचधर्मज्ञाअधर्मंकुर्वंतेनृप ॥५३॥ कलिस्वभावएवैषपरिहार्योनकेनचित् ॥ तस्मादत्रमनुष्याणांस्वभावात्पापकारिणात् ॥ ५४ ॥ निष्कृतिर्नहिराजेंद्रसामान्योपायतोभवेत् ॥ जनमेजयउवाच ॥ भगवन्सर्वधर्मज्ञसर्वशास्त्रविशारद ॥ ५५ ॥ कलावधर्मबहुलेनराणांकागतिर्भवेत् ॥ यद्यस्तितदुपायश्चेदयातंवदस्वमे॥५६॥ व्यासउवाच ॥ एकएव महाराजतत्रोपायोऽस्तिनाऽपरः ॥ सर्वदोषनिरासार्थंध्यायेदेवीपदांबुजम् ॥ ५७ ॥

जाननेवाले महान् पुरुष भी अधर्ममें प्रवृत्त होते हैं ॥ ५३ ॥ कलिका स्वभावही इसप्रकार है उसको त्याग करनेमें कोई समर्थ नहीं होते. अतएव हे राजेन्द्र ! इस समय मनुष्य स्वभावके नियमानुसारही पापकार्यमे नियुक्त होते है ॥ ५४ ॥ इसीकारण सामान्य उपायसे उनकी निष्कृति नहीं होसक्ती. जन्मेजयने कहा हे भगवन् ! आप सम्पूर्ण धर्मोंके जाननेवाले और सर्वशास्त्रविशारद है ॥ ५५ ॥ इस अधर्मवाले कलियुगमें नरगणोकी गति किसप्रकार होगी ? यदि कोई उपाय हो तो आप कृपा करके वह मुझसे कहिये ॥५६॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! कलियुगके उपायोंसे निस्तार पानेके लिये एकमात्र उपाय विद्यमान है और दूसरा कोई

नहीं है जीवगण सम्पूर्ण पाप और दोषके दूर करनेके लिये महादेवीके चरणकमलोंका ध्यान करैं॥ ५७॥ हे नरेंद्र ! महादेवीके पापदाहक नाममें जितनी शक्ति है इस संपूर्ण संसारमें उतना पाप नहीं है. अतएव इसमे फिर भयका कारण कहां है ?॥५८॥ वह नाम अज्ञानद्वारा लीलापूर्वक उच्चारण होनेपरभी वह क्या क्या अनिर्वचनीय फल प्रदान करता है उसको विष्णु तथा रुद्र इत्यादिभी जाननेमें समर्थ नहीं है ॥५९॥ हे राजन् ! श्रीदेवीके नामको स्मरण करनेसेही पापोंका प्रायश्चित्त होता है. अतएव कलिसे डरेहुए मनुष्यगण पुण्यक्षेत्रमे वास करके ॥६०॥ सदाही परमादेवीका नाम स्मरण करैं. इस सम्पूर्ण जगत्मे वास करनेवाले जीवगणोंको छेदभेद और विनाश करकेभी ॥६१॥ जो देवीको भक्तिपूर्वक प्रणाम करता है वह मनुष्य पापमें लिप्त नहीं होता. हे राजन् ! मैंने सम्पूर्ण शास्त्रोंका गूढतत्त्व कीर्तन किया ॥६२॥ यह सब विषय भलीभाँति विचारकर आप सदाही देवीके चरणकमलोंका ध्यान कीजिये सम्पूर्ण जीवगण अजपानामक गायत्रीका सदाही जप करते है ॥६३॥ किन्तु

नसंत्यघानितावंतियावतीशक्तिरस्तिहि ॥ नाम्निदेव्याःपापदाहेतस्माद्भीतिःकुतोनृप ॥ ५८ ॥ अवशेनाऽपियन्नामलीलयोच्चारितंयदि ॥ किंकिंददातितज्ज्ञातुंसमर्थानहरादयः ॥ ५९ ॥ प्रायश्चित्तंतुपापानांश्रीदेवीनामसंस्मृतिः ॥ तस्मात्कलिभयाद्राजन्पुण्यक्षेत्रेवसन्नरः ॥ ६० ॥ निरंतरंपरांबायानामसंस्मरणंचरेत् ॥ छित्त्वाभित्त्वाचभूतानिहत्वासर्वमिदंजगत् ॥६१॥ देवींनमतिभक्त्यायोनसपापैर्विलिप्यते ॥ रहस्यंसर्वशास्त्राणांमयाराजन्नुदीरितम् ॥६२॥ विमृश्यैतदशेषेणभजदेवीपदांबुजम् ॥ अजपांनामगायत्रींजपंतिनिखिलाजनाः ॥६३॥ महिमानंनजानंतिमायायावैभवंमहत् ॥ गायत्रींब्राह्मणाःसर्वेजपंतिहृदयांतरे ॥ ६४ ॥ महिमानंनजानंतिमायायावैभवंमहत् ॥ एतत्सर्वसमाख्यातंयत्पृष्टंत्त्वयानृप ॥६५॥ युगधर्मव्यवस्थायांकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेषष्ठस्कंधेएकादशोऽध्यायः ॥११॥ राजोवाच ॥ तीर्थानिभुविपुण्यानिब्रूहिमेमुनिसत्तम ॥ गम्यानिमानवैर्देवैःक्षेत्राणिसरितस्तथा ॥ १ ॥ फलंचयादृशंयत्रतीर्थेषुस्नानदानतः ॥ विधिंतुतीर्थयात्रायांनियमांश्चविशेषतः ॥ २ ॥

उसकी महिमा नहीं जानते. हे राजन् ! इससे मायाका महत्वैभवही प्रतिपादित होता है. ब्राह्मण हृदयके भीतर गायत्रीमन्त्रका जप करते हैं ॥६४॥ किन्तु उसकी महिमाको नहीं जानते है. हे नृपवर ! इससेभी मायाका महत्प्रभाव मात्रही प्रकाशित होता है. हे राजन् ! आपने युगधर्मकी व्यवस्थाके विषयमें जो पूँछा था वह सम्पूर्ण कहा ॥६५॥ इससमय आप और क्या सुननेकी अभिलाषा करते है ? ॥६६॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायामेकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ जनमेजयने कहा हे मुनिवर ! पृथिवीमें देवता और मनुष्यगणोंके गमन योग्य पवित्र क्षेत्र और नदी इत्यादि जो सम्पूर्ण पुण्यतीर्थ विद्यमान है आप उन सबके नाम ॥ १ ॥ उन सब तीर्थोंमे स्नानादि करनेसे जो फल होता है और उन सम्पूर्ण तीर्थोंकी यात्राके विधि नियम किसप्रकार हैं वह सब भलीभाँति कहिये ॥ २ ॥

व्यासजीने कहा हे राजन् ! अनेकप्रकारके तीर्थोंका विषय और जिन सब तीर्थोंमे देवीके श्रेष्ठमन्दिर विद्यमान हैं वह सब कहता हूं सुनो ॥ ३ ॥ सम्पूर्ण नदियोंमें गंगा, यमुना, सरस्वती, नर्मदा, गण्डकी, सिन्धु, गोमती, तमसा ॥ ४ ॥ कावेरी, चन्द्रभागा, वेत्रवती, चर्म्मण्वती, सरयू, तापी और साबरमती यह सब नदियाँ प्रधान और पवित्र है ॥ ५ ॥ इनके अतिरिक्त शत शत नदी पृथ्वीमें विद्यमान हैं उनमें जो सम्पूर्ण नदी समुद्रमे गिरती हैं वह सबही अत्यन्त पवित्र है और जो नदियें समुद्रमे नहीं जातीं वह उनकी अपेक्षा अल्पपवित्र हैं ॥ ६ ॥ और समुद्रगामिनी नदियोंमें जो सर्वदाही प्रबलप्रवाहसे प्रवाहित होती हैं उनको अत्यन्त पवित्र जानना चाहिये, किन्तु श्रावण और भाद्र इन दो महीनोंमें वह सम्पूर्ण नदी रजस्वला होती है ॥ ७ ॥ और कितनीएक नदियें वृष्टिसे प्रवाहित होकर ग्रामोपयोगी

व्यासउवाच॥शृणुराजन्प्रवक्ष्यामितीर्थानिविविधानिच॥ येषुतीर्थेषुदेवीनांप्रशस्तान्यायनानिच॥३॥नदीनांजाह्नवीश्रेष्ठायमुनाचसरस्वती॥ नर्मदागंडकीसिंधुर्गोमतीतमसातथा॥४॥ कावेरीचंद्रभागाचपुण्यावेत्रवतीशुभा ॥ चर्मण्वतीचसरयूस्तापीसाभ्रमतीनथा॥५॥एताश्चकथितारा जन्नन्याश्चशतशःपुनः ॥ तासांसमुद्रगाःपुण्याःस्वल्पपुण्याह्यनब्धिगाः॥६॥समुद्रगानांताःपुण्याःसर्वदौघवहास्तुयाः ॥ मासद्वयंश्रावणादौता श्चसर्वारजस्वलाः ॥ ७ ॥ भवंतिवृष्टियोगेनग्राम्यवारिवहास्तथा ॥ पुष्करंचकुरुक्षेत्रंधर्मारण्यंसुपावनम् ॥८॥ प्रभासंचप्रयागंचनैमिषारण्यमे वच ॥ विश्रुतंचार्बुदारण्यंशैलाश्चपावनास्तथा॥ ९ ॥ श्रीशैलश्चसुमेरुश्चपर्वतोगंधमादनः ॥ सरांसिचैवपुण्यानिमानसंसर्वविश्रुतम् ॥१०॥ तथाबिंदुसरःश्रेष्ठमच्छोदंनामपावनम् ॥ आश्रमास्तुतथापुण्यामुनीनांभावितात्मनाम् ॥ ११ ॥ विश्रुतस्तुसदापुण्यःख्यातोबदरिकाश्रमः॥ नरनारायणौयत्रतेपातेनौमुनीतपः ॥ १२ ॥ वामनाश्रमआख्यातःशतयूपाश्रमस्तथा ॥ येनयत्रतपस्तप्तंतस्यनाम्नाऽतिविश्रुतः ॥ १३ ॥

जलमात्र वहन करती है. हे राजन् ! पुष्कर, कुरुक्षेत्र, पवित्र धर्मारण्य ॥८॥ प्रभास, प्रयाग, नैमिषारण्य और अर्बुदारण्य यह सम्पूर्ण क्षेत्रही पुण्यदाता विख्यात हैं ॥ ९ ॥ हे महाराज ! पर्वतोंमे श्रीशैलसुमेरु और गन्धमादन यह समस्तही पवित्र है पुण्यदायक सरोवरोंमें परमपवित्र सर्वत्रविख्यात मानस ॥ १० ॥ बिन्दु सरोवर और अच्छोद भलीभाँति कहे है उदारात्मा मुनिगणोंके सम्पूर्ण आश्रमही पुण्यजनकहै ॥ ११ ॥ तिनमें सदा पुण्यदायक बदरिकाश्रम सबकी अपेक्षा विख्यात है. इस स्थानमें नरनारायणनामक पुरातन दोनों मुनियोंने तपस्या की थी ॥ १२ ॥ और वामनाश्रम तथा शतयूपाश्रमभी भलिभाँति विख्यातहै. इसप्रकार जिसने जिस स्थानमें तपस्या करी थीं उसकेही नामानुसार वह आश्रम विख्यात हुआ ॥ १३ ॥

हे महाराज ! मुनिगणोंके पृथिवीमें इसप्रकार असंख्य असंख्य परमपावन सम्पूर्ण स्थान कहे ॥१४॥ इन सम्पूर्ण पुण्यस्थानोंमें सर्वत्र देवीके स्थान विद्यमान हैं उन सब स्थानोंका दर्शन करनेसे पापसमूह नष्ट होते है ॥ १५ ॥ उन्हीं स्थानोमें देवीके भक्तगण नियम अवलम्बन करके वास करते हैं इन सब स्थानोंमें कितने एक विषय प्रसङ्ग क्रमानुसार फिर वर्णन करूंगा. हे नृपवर ! तीर्थ, दान, व्रत, यज्ञ ॥ १६ ॥ तपस्या और सम्पूर्ण पुण्यकर्म परस्पर सापेक्ष है द्रव्य शुद्धि क्रिया शुद्धि और चित्तशुद्धि अपेक्षा करके॥१७॥ तीर्थ तपस्या और व्रत सम्पूर्णपुण्यदायक होते है द्रव्यशुद्धि और क्रियाशुद्धि किसीकोभी कदाचित् होसक्ती है॥१८॥ किन्तु सबके पक्षमें चित्तशुद्धिकी अत्यन्त दुर्लभहै. हे नृपवर ! मन सर्वदाही अनेक प्रकार भिन्न भिन्न विषयका आश्रय करता है अतएव सर्वदाही चंचल है॥१९॥

एवंपुण्यानिस्थानानिह्यसंख्यातानिभूतले ॥ मुनिभिःपरिगीतानिपावनानिमहीपते ॥ १४ ॥ एषुस्थानेषुसर्वत्रदेवीस्थानानिभूपते ॥ दर्शनात्पापहारीणिवसंतिनियमेनच ॥ १५ ॥ कथयिष्यामितान्यग्रेप्रसंगेनचकानिचित् ॥ तीर्थानिनृपदानानिव्रतानिचमखास्तथा ॥ १६ ॥ तपांसिपुण्यकर्माणिसापेक्षाणिमहीपते ॥ द्रव्यशुद्धिंक्रियाशुद्धिंमनःशुद्धिमपेक्ष्यच ॥ १७ ॥ पावनानिहितीर्थानितपांसिचव्रतानिच ॥ कदाचिद्द्रव्यशुद्धिःस्यात्क्रियाशुद्धिःकदाचन ॥ १८ ॥ दुर्लभामनसःशुद्धिःसर्वेषांसर्वदानृप ॥ मनस्तुचंचलंराजन्ननेकविषयाश्रितम् ॥ १९ ॥ कथंशुद्धंभवेद्राजन्नानाभावसमाश्रितम् ॥ कामक्रोधौतथालोभोह्यहंकारोमदस्तथा ॥ २० ॥ सर्वविघ्नकराह्येतेतपस्तीर्थव्रतेषुच ॥ अहिंसासत्यमस्तेयंशौचमिंद्रियनिग्रहः ॥ २१ ॥ स्वधर्मपालनंराजन्सर्वतीर्थफलप्रदम् ॥ नित्यकर्मपरित्यागान्मार्गेसंसर्गदोषतः ॥ २२ ॥ व्यर्थंतीर्थाधिगमनंपापमेवाऽवशिष्यते ॥ क्षालयंतिहितीर्थानिसर्वथादेहजंमलम् ॥ २३ ॥ मानसंक्षालितुंतानिनसमर्थानिवैनृप ॥ शक्तानियदिचेत्तानिगंगातीरनिवासिनः ॥ २४ ॥ मुनयोद्रोहसंयुक्ताःकथंस्युर्भावितेश्वराः ॥ वसिष्ठसदृशाःप्रह्वाविश्वामित्रादयःकिल ॥ २५ ॥

इस कारण अनेक प्रकार भावयुक्त मनकी विशुद्धता सहजमेही किसप्रकार होसक्ती है? काम, क्रोध,लोभ,अहंकार और मद ॥२०॥यह तप तीर्थ और व्रतादिमें सब प्रकार विघ्न करतेहै.हे महाराज ! अहिंसा सत्य अस्तेय(चोरी न करना) पवित्रता इन्द्रियनिग्रह॥२१॥और अपना धर्मपालन यह सम्पूर्ण समस्त तीर्थोंका फलप्रदान करते है तीर्थयात्राके समय मार्गमें नित्यकर्म्म त्याग और संसर्ग दोषके कारण ॥ २२ ॥ तीर्थगमन वृथा होकर वह केवल पापमात्रही होता है और तीर्थका जल केवल देहका मलही धोसक्ता है ॥ २३ ॥ किन्तु कभी मानसिक मल धोनेमें समर्थ नहीं होता. यदि तीर्थके जलसे मानसिक मल धुलसक्ता तो क्यो गंगाके तटपर वास करनेवाले मुनिगण ॥ २४ ॥ ईश्वरपरायण होकर भी परस्पर द्रोहमे निरत होते. वशिष्ठकी समान नम्रशील मुनिगण और विश्वामित्रादि

ऋषिगणभी ॥ २५ ॥ सर्वदा राग द्वेपमें निरत और कामक्रोधसे अधीर होते हैं. अतएव चित्तशुद्धिरूप तीर्थ गंगादितीर्थसेभी अधिक पवित्रता सम्पादन करता है इसमे सन्देह नहीं ॥ २६ ॥ हे राजन् ! यह अवश्य स्वीकार्य है कि,यदि दैवयोगसे ज्ञाननिष्ठका भलीभाँति सत्संग उपस्थित हो तो निश्चयही उसके मनकी मलिनता धुलसक्ती है ॥ २७ ॥ हे राजेन्द्र ! वेद वा शास्त्र व्रत किंवा तपस्या यज्ञ अथवा दान इनमें कोई भी चित्तशुद्धिका कारण नहीं होसक्ता ॥ २८॥ देखो ब्रह्माके पुत्र वसिष्ठ वेदविशारद और गंगावासी होकर भी रागद्वेपके वशीभूत हुएथे ॥ २९ ॥ विश्वामित्र और वसिष्ठके निरर्थक विद्वेषसे देवतागणोंको आश्चर्य देनेवाला आडीबक नामक घोर महायुद्ध उपस्थित हुआ था ॥ ३० ॥ इससे परमतपस्वी विश्वामित्रने राजा हरिश्चन्द्रके कारण वसिष्ठसे शापित होकर बगलेके रूपमें जन्म ग्रहण किया था ॥ ३१॥ वसिष्ठऋषिने भी विश्वामित्रसे शापित होकर शरारिनामक विहंगदेह धारण करीथी इसप्रकार प्रभावशाली दोनो ऋषि आडीबकरूपसे जन्म

रागद्वेषरताःसर्वेकामक्रोधाकुलाःसदा ॥ चित्तशुद्धिमयंतीर्थगंगादिभ्योऽतिपावनम् ॥ २६ ॥ यदिस्याद्दैवयोगेनक्षालयत्यांतरंमलम् ॥ विशेषेणतुसत्संगोज्ञाननिष्ठस्यभूपते ॥ २७ ॥ नवेदानचशास्त्राणिनव्रतानितपांसिन ॥ नमखानचदानानिचित्तशुद्धेस्तुकारणम् ॥ २८ ॥ वसिष्ठोब्रह्मणःपुत्रोवेदविद्याविशारदः ॥ रागद्वेषान्वितःकामंगंगातीरसमाश्रितः ॥ २९ ॥ आडीबकंमहायुद्धंविश्वामित्रवसिष्ठयोः ॥ जातंनिरर्थकंद्वेषाद्देवानांविस्मयप्रदम् ॥ ३० ॥ विश्वामित्रोबकस्तत्रजातःपरमतापसः ॥ शप्तःसतुवसिष्ठेनहरिश्चंद्रस्यकारणात् ॥ ३१ ॥ कौशिकेनवसिष्ठोऽपिशप्त्वाऽऽडीदेहभाक्कृतः ॥ शापादाडीबकौजातौतौमुनीविशदप्रभौ ॥ ३२ ॥ निवासंप्रापतुस्तीरेसरसोमानसस्यच ॥ चक्रतुर्दारुणंनखचंचुप्रताडनैः ॥ ३३ ॥ वर्षाणामयुतंयावत्तावृषीरोषसंयुतौ ॥ युयुधातेमदोन्मत्तौसिंहाविवपरस्परम् ॥ ३४ ॥ राजोवाच ॥ कथंतौदूलौतापसौधर्मतत्परौ ॥ परस्परवैरपरौसंजातौकेनहेतुना ॥ ३५ ॥ शापंपरस्परंकेनकारणेनमहामती ॥ दत्तवंतौमिथःक्लेशकारकौम ॥ ३६ ॥ व्यासउवाच ॥ हरिश्चंद्रोनृपश्रेष्ठस्त्रिशंकुतनयःपुरा ॥ बभूवरविवंशीयोरामचंद्रस्यपूर्वजः ॥ ३७ ॥ अनपत्यःसराक्रतुम् ॥ प्रतिजज्ञेपुत्रकामोनरमेधंदुरासदम् ॥ ३८ ॥

॥ मानससरोवरके तटपर वास करते थे और अत्यन्त क्रोधयुक्त मदोन्मत्त सिंहकी समान नख चोच और चरणोंके प्रहारसे ॥ ३३ ॥ अयुतवर्ष ... और युद्ध किया था जैसे परस्पर दो सिंह युद्ध करते हों ॥३४॥ राजाने कहा हे मुनिवर ! किसकारण वह दोनों महर्षि धर्मतत्पर और तपस्वी धपते |सम... आचरणमे प्रवृत्तहुए थे?॥ ३५॥वे दोनोही बुद्धिमान् अतएव शापको मनुष्यका दुःखदायक जानकरभी किस कारणसे परस्परको क्लेशकर ...के वचन सुन कर ... ...जीने कहा हे नृपवर ! पूर्वकालके समय त्रिशंकुके पुत्र हरिश्चन्द्रने सूर्यवंशमे जन्मग्रहण किया वह राजाओमे श्रेष्ठ और रामचन्द्रसे ...युवृद्धिके सहित क्रमानुसार ... ...पुत्र होनेके कारण वरुणके निकट प्रार्थना की. हे जलाधिपते ! यदि मेरे पुत्र हो.तो मै आपको प्रसन्न करनेके निमित्त उसी

पुत्रसे नरमेधयज्ञका अनुष्ठान करूंगा ॥ ३८ ॥ इसप्रकार यज्ञके निमित्त प्रतिज्ञा करनेपर वरुण उनपर सन्तुष्ट हुये अनन्तर राजाकी परमसुन्दरी भार्याने शीघ्रही गर्भधारण किया ॥ ३९ ॥ राजा भार्याको गर्भवती देखकर अत्यन्त सन्तुष्टहुए और उसके गर्भसंस्कारके निमित्त सम्पूर्ण कर्म सम्पादन किये ॥ ४० ॥ हे राजन्! फिर राजपत्नीके सर्वलक्षणयुक्त पुत्र उत्पन्न करनेपर राजा हरिश्चन्द्रने अत्यन्त आनन्दित होकर ॥ ४१ ॥ विधिपूर्वक जातकर्मादि संस्कार कराया और ब्राह्मणों को बहुतसा स्वर्ण और दूध देनेवाली गायें दान करीं ॥ ४२ ॥ इसप्रकार राजगृहमें यथासमय अधिकतर पुत्रजन्मका उत्सव हुआ फिर जलाधिपति वरुण विप्रवेष धारणपूर्वक राजभवनमे आये ॥ ४३ ॥ राजाभी उनकी विधिपूर्वक पूजाकर और आसन दे कार्य पूँछने लगे. उन्होंने उनसे कहा हे राजन्! मैं जलाधिपति वरुण हूं ॥ ४४ ॥ आपने पूर्वमे प्रतिज्ञा की थी कि, मै अपने पुत्रको पशुरूपमे बलिदान कर परमपवित्र नरमेध यज्ञका अनुष्ठान करूंगा उसीके अनुसार वह सम्पूर्ण कार्य पूरा करके सत्यवादी हूजिये ॥ ४५ ॥ राजा उनके यह वचन सुनकर विह्वल और मर्माहित हुए और कुछ कालोपरान्त मानसिक दुःख दूर कर और हाथ जोड वरुणदेवजीसे कहने लगे ॥ ४६ ॥ हे प्रभो! मैंने आपके निकट पूर्वमें जो प्रतिज्ञा की है उसी अनुसार वह यज्ञ विधिपूर्वक करके आपके निकट सत्यवादी हूंगा ॥ ४७ ॥ किन्तु हे सुरसत्तम! एक महीना पूर्ण होनेपर मेरी धर्मपत्नी सूतिकाशौचसे शुद्ध होगी. तदनन्तर अपनी भार्याके शुद्ध होनेपर मैं वह नरमेधयज्ञ करूंगा ॥ ४८ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज! वरुण राजा हरिश्चन्द्रका यह वचन सुन कर अपने गृहको चलेगये राजा भी उनके जानेसे सन्तुष्ट हुए परन्तु

वरुणस्तस्यसंतुष्टोयज्ञस्यनियमेकृते ॥ दधारगर्भंराज्ञस्तुभार्यापरमसुंदरी ॥ ३९ ॥ राजाबभूवसंतुष्टोदृष्ट्वाभार्यांसदोहदाम् ॥ चकारविधिवत्कर्मगर्भसंस्कारकारकम् ॥ ४० ॥ सुषुवेतनयंनारीसर्वलक्षणसंयुतम् ॥ मुदंप्रापनृपस्तत्रपुत्रेजातेविशांपते ॥ ४१ ॥ कृतवाञ्जातकर्मादिसंस्कारविधिमुत्तमम् ॥ ददौहिरण्यंगादोग्ध्रीर्ब्राह्मणेभ्योविशेषतः ॥ ४२ ॥ जन्मोत्सवेऽतिसंवृत्तेगेहेवैयादसांपतिः ॥ आजगाममहाराजविप्रवेषधरस्तथा ॥ ४३ ॥ पूजितःपार्थिवेनाऽथदत्त्वाविधिवदासनम् ॥ कार्येपृष्टेब्रवीद्वाक्यंवरुणोऽस्मीतिभूपतिम् ॥ ४४ ॥ कुरुयज्ञंसुतंकृत्वापशुंपरमपावनम् ॥ सत्यवाग्भवराजेंद्रसंकल्पस्तुत्वयाकृतः॥४५॥ तच्छ्रुत्वावचनंराजाविह्वलोऽतिव्यथाकुलः॥संस्तभ्याऽऽधिंनृपःप्राहवरुणंसत्कृतांजलिः॥४६॥स्वामिन्करोमितंयज्ञंसर्वथाविधिपूर्वकम्॥मयातेयत्प्रतिज्ञातंभवामिसत्यवागहम्॥४७॥पूर्णेमासेविशुद्ध्येतधर्मपत्नीसुरोत्तम॥ विशुद्धायांतुभार्यायांकर्तव्यःसपशुर्मखः॥४८॥व्यासउवाच॥इत्युक्तेवचनेराज्ञावरुणःस्वगृहंगतः॥राजाबभूवसंतुष्टःकिंचिच्चिंतातुरस्तथा ॥४९॥

१ वरुण देवता केवल राजाकी परीक्षा देखनेको आये थे कि, इसकी दृढता कैसी है?

पुत्रके विनाशकी शंकासे किञ्चित् चिन्तातुर हुए ॥ ४९॥फिर एक महीनेपर पाशधर प्रियवादी,वरुण परमपवित्र ब्राह्मणका वेष धर राजाकी परीक्षा लेनेके निमित्त फिर राजगृहमे आये ॥५०॥तब राजाने उनकी पूजा कर आसन दिया और विनयसहित हेतुपूर्ण वचन कहने लगे ॥५१॥ हे प्रभो ! मेरा पुत्र इस समय संस्कार रहित है उसको किसप्रकार यूपकाष्ठमे बांधूं?इसकारण उसको संस्कारसे क्षत्रिय करके फिर उस उत्तम यज्ञका अनुष्ठान करूंगा॥५२॥ हे देव!यदि आप मुझको दीन और अपना सेवक जानकर मेरेप्रति करुणा प्रकाश करें तो मैं कृतार्थ हूं.देखो असंस्कृत बालकका किसी विषयमें अधिकार नहीं है,इस कारण आप कुछकाल प्रतीक्षा कीजिये॥५३॥वरुणजीने कहा हे राजन्!तुम मुझको धोखा देकर फिर फिर समय निर्द्धारित करते हो. मैं समझ गया कि,अपुत्र होनेसे इस समय तुमसे पुत्रकास्नेह

पूर्णमासिपुनःपाशीपरीक्षार्थंनृपालये ॥ आजगामद्विजोभूत्वासुवेषःसुष्ठुभाषकः ॥ ५० ॥ कृतार्हणंसुखासीनंभूपतिस्तंसुरोत्तमम् ॥ उवाच विनयोपेतोहेतुगर्भंवचस्तदा ॥ ५१ ॥ असंस्कृतंसुतंस्वामिन्यूपेबध्नामितंकथम् ॥ संस्कृत्यक्षत्रियंकृत्वायजेऽहंयज्ञमुत्तमम् ॥ ५२ ॥ दयसेय दिदेवत्वंज्ञात्वादीनस्वसेवकम् ॥ असंस्कृतस्यबालस्यनाऽधिकारोऽस्तिकुत्रचित् ॥५३॥ वरुणउवाच ॥ प्रतारयसिराजेंद्रकृत्वासमयमग्रतः॥ दुस्त्यजस्तवजानामिसुतस्नेहोह्यपुत्रिणः ॥ ५४ ॥ गृहंव्रजामिभूपालवचनात्तवकोमलात्॥कियत्कालंप्रतीक्ष्याहमागमिष्यामितेगृहम्॥५५॥ भवितव्यंत्वयाताततदासत्यवचोन्वितम् ॥ अन्यथात्वयिमुंचामिकोपंशापसमन्वितम् ॥ ५६ ॥ राजोवाच ॥ समावर्तनकर्मांतेसर्वथायाद सांपते ॥ कृत्वापुत्रंपशुंयज्ञेयजिष्येविधिपूर्वकम् ॥ ५७ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंराज्ञोवरुणःप्रीतमानसः ॥ तथेत्युक्त्वाययौतूर्णंनृपस्तु सुस्थितोऽभवत् ॥ ५८ ॥ रोहिताख्यइतिख्यातःसुतस्तस्यविवृद्धिमान् ॥ संजातश्चतुरःसर्वविद्यानांचविशारदः ॥ ५९ ॥ यज्ञस्यकारणंयेन ज्ञातंसर्वंसविस्तरम् ॥ भयभीतस्ततःसोऽपिमत्वामरणमात्मनः ॥ ६० ॥

नहीं छूटसक्ता ॥५४॥जो हो हे भूपाल !तुम्हारे कातर वचनसे इस समय मै घरको जाता हूं किन्तु कुछ काल प्रतीक्षा करके फिर तुम्हारे घर आऊंगा ॥ ५५ ॥ हे वत्स!तिस समय तुम्हारा वाक्य सत्य हो और यदि इसके अन्यथा होगा तो मैं निःसन्देह तुम्हारे ऊपर शापयुक्त कोपाग्नि निक्षेप करूंगा॥५६॥राजाने कहा हे जलाधिपते !समावर्त्तनकर्मसमापन करनेके पीछे मै अपने पुत्रको पशु कर विधिपूर्वक महायज्ञका अनुष्ठान करूंगा इसमें सन्देह नहीं॥५७॥ व्यासजीने कहा वरुण राजाके वचन सुन कर प्रीतिपूर्ण मनसे तथास्तु कह शीघ्र चलेगये,तब राजा भी स्थिर हुए॥५८॥इधर राजा हरिश्चन्द्रका पुत्र रोहित नामसे विख्यात हुआ और आयुवृद्धिके सहित क्रमानुसार चतर और सर्वविद्याविशारद हुआ॥५९॥वह बालक क्रमक्रमसे यज्ञका सब कारण विस्तारसहित जानकर अपना मरण निश्चय कर

भयसे भीत हुआ ॥ ६० ॥ और शीघ्र राजाके निकटसे भागकर अगम्य पर्वतकी गुहामे तनमनसे वास करने लगा॥ ६१ ॥ अनन्तर यथासमय उपस्थित होनेपर वरुण यज्ञार्थी हो राजाके घरजाय भूपतिसे कहने लगे हे राजन्! इस समय नियमित समय उपस्थित है अतएव अपने संकल्पित यज्ञका अनुष्ठान कीजिये॥ ६२ ॥ तब राजा यह वचन सुनकर अत्यन्त व्यथित हुए और अतिमलिन वदनसे कहने लगे हे सुरसत्तम! इस समय मैं क्या करूं मेरा पुत्र प्राणोंके भयसे कहीं भाग गया है ॥ ६३ ॥ वरुणजी राजाके वचन सुनकर अत्यन्त क्रोधित हुए और शाप दिया कि, हे असत्यवादिन् ॥ ६४ ॥ तू कपटपंडित है इस कारण मुझको वारंवार धोखा देता है अतएव तेरे देहमे जलोदरनामक व्याधि उत्पन्न हो॥ ६५॥ पाशधारी वरुणजी इसप्रकार शाप देकर अपने घरको गये राजाभी व्याधिपीडित और

कृत्वापलायनंवीरोगतोसौगिरिगह्वरे ॥ अगम्येनृपतिस्थानेस्थितस्तत्रभयातुरः ॥ ६१ ॥ प्राप्तेकालेऽथवरुणोयज्ञार्थीनृपतेर्गृहम् ॥ गत्वातमाहभूपालंकुरुयज्ञंविशांपते ॥ ६२ ॥ प्रम्लानवदनोराजातमाहव्यथितेंद्रियः ॥ किंकरोमिगतःक्काऽपिसुतोमेसुरसत्तम ॥ ६३ ॥ श्रुत्वातद्वचनंराज्ञःकुपितोयादसांपतिः॥शशापतंनृपंकोपादसत्यवादिनंभृशम् ॥ ६४ ॥ जलोदराभिधोव्याधिर्देहेभवतुतेनृप ॥ यतःप्रतारितश्चाऽहंकृत्वाकपटपंडित ॥ ६५ ॥ इतिशप्त्वाययौधामस्वकंपाशधरस्तदा ॥ राजाचितातुरस्तस्थौभवनेव्याधिपीड़ितः ॥ ६६ ॥ यदाऽतिव्याधितोराजारोगेणशापजेनह ॥ तदाशुश्रावपुत्रोऽपिपितरंव्याधिपीडितम् ॥ ६७ ॥ पांथिकःप्राहपुत्रंहिपितातेभृशदुःखितः ॥ जलोदरविकारेणशापजेननृपात्मज ॥ ६८ ॥ विनष्टंजीवितंतेऽद्यवृथाजातस्यदुर्मते ॥ यत्त्यक्त्वापितरंदुःस्थंप्राप्तोऽसिगिरिगह्वरम् ॥ ६९ ॥ किमनेनशरीरेणप्राप्तंतेजन्मनःफलम् ॥ देहदंदुःखितंकृत्वास्थितोऽस्यत्रसुताधम ॥ ७० ॥

चिन्तातुर होकर अपने गृहमें वास करने लगे॥ ६६ ॥ जब राजा हरिश्चन्द्र शापजनित रोगसे अत्यन्त पीडित होने लगे तब उनके पुत्र रोहितने सुना कि, मेरे पिता जलोदररोगसे अत्यन्त पीडित हो रहे है ॥ ६७॥ किसी दिन एक पथिकने उससे कहा हे नृपनन्दन! तुम्हारे पिता शापके कारण जलोदर रोगसे अतिपीडित और दुःखित हुए हैं ॥ ६८॥ तुम्हारी निश्चय ही दुर्मति हुई है तुमने वृथाही जन्म ग्रहण किया तुम्हारा जीवन वृथाही नष्ट हुआ क्योंकि तुम अत्यन्त दुःखित पिताको त्यागकर इस समय पर्वतकी गुहामे स्थिति करते हो ॥ ६९ ॥ तुम निश्चयही कुपुत्र हो तुम्हारे इस शरीरका प्रयोजन क्या है तुम्हारे जन्म प्राप्त करनेका क्या

फल हुआ ? जिनसे यह शरीर उत्पन्न हुआ है तुम उन्हीं पिताको त्यागकर इस निर्ज्जन पर्वतकी गुहामें स्थित रहते हो ॥ ७० ॥ तुम निश्चय जानना कि, पिताके कार्यमे प्राण त्याग करना ही सत्पुत्रका कार्य है अतएव इस समय अधिक और क्या कहूं तुम्हारे पिता राजा हरिश्चन्द्र व्याधिपीडित होकर तुम्हारे निमित्त दुःखसे अत्यन्त रोदन करते है ॥७१॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! नृपनन्दन रोहितने पथिकके मुखसे धर्मसंगत यह वचन सुनकर जब व्याधिपीडित और दुःखित पिताको देखनेकेलिये उनके समीप जानेकी इच्छा करी ॥ ७२ ॥ तब इन्द्र ब्राह्मणका वेष धारण कर उसके निकट उपस्थित हुए और निर्जनमे दया वानकी समान हितकर वचन कहने लगे ॥ ॥ ७३ ॥ हे राजपुत्र ! तुम मूर्ख हो तुम इस समय इस स्थानमे रहकर तुम्हारे पिता व्यथित हुए है कि नहीं ? उसको भलीभॉति नहीं जानते तो वृथा क्यो उस स्थानमे जानेकी इच्छा करते हो ! ॥ ७४ ॥ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां

प्राणास्त्याज्याःपितुःकार्येसत्पुत्रेणेतिनिश्चयः॥त्वदर्थेदुःखितोराजाक्रंदतिव्याधिपीडितः॥७१॥व्यासउवाच॥ तदाकर्ण्यवचस्तथ्यंपांथिकाद्धर्मसंयुतम्॥यदाचक्रेमनोगंतुंद्रष्टुंतातव्यथातुरम्॥७२॥तदाविप्रवपुर्भूत्वावासवस्तमुपागमत्॥ रहःप्राहहितंवाक्यंदयावानिवभारत॥७३॥मूर्खोसिराजपुत्रत्वंगमनायमतिंवृथा॥करोषिपितरंत्वद्यनजानासिव्यथायुतम्॥७४॥इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेषष्ठस्कन्धेद्वादशोऽध्यायः॥१२॥ इंद्रउवाच ॥ साहसंकृतवान्राजापूर्वयत्कथितोमखः ॥ वरुणायप्रतिज्ञातःपुत्रंकृत्वापशुंप्रियम् ॥ १ ॥ गतेत्वयिपितापुत्रंबद्ध्वायूपेऽघृणःपुनः ॥ पशुंकृत्वामहाबुद्धेवधिष्यतिवृथातुरः ॥ २ ॥ इत्थंनिषिद्धस्तत्पुत्रःशक्रेणाऽमिततेजसा ॥ स्थितस्तत्रैवमायेशीमाययामोहितोभृशम् ॥ ३ ॥ यदापुनःपुनःश्रुत्वापितरंरोगपीडितम् ॥ गमनायमतिंचक्रेतदेंद्रःप्रत्यषेधयत् ॥ ४ ॥ हारिश्चंद्रोऽतिदुःखार्तःपप्रच्छगुरुमंतिके ॥ स्थितंवसिष्ठमेकान्तेसर्वज्ञंहिततत्परम् ॥ ५ ॥

द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ ॥ ॥ इन्द्रने कहा हे नृपनन्दन ! पूर्वकालके समय राजा हरिश्चन्द्रने वरुणके प्रति प्रतिज्ञा की है कि, मै आपको प्रसन्न करनेके निमित्त अपने प्रियपुत्रको पशु बनाकर नरमेध महायज्ञका अनुष्ठान करूंगा उनकी इसप्रकार प्रतिज्ञा करना अत्यन्त साहसका कार्य है ॥ १॥ हे नृपनन्दन ! तुम अत्यन्त बुद्धिमान् हो. तुम क्या नहीं समझते हो कि, तुम्हारे वहॉ जानेपर तुम्हारे व्याधिपीडित और कातर पिता उस समय दयारहित हो तुमको पशु कर यूपमे बांधकर वध करेंगे ॥ २ ॥ अमिततेजा इन्द्रके उसको इसप्रकार निषेध करनेपर वह राजपुत्र महामायाकी मायासे मोहित होकर उसी स्थानमें वास करने लगे ॥ ३ ॥ हे महाराज ! इसप्रकार जबही वह वारवार अपने पिताको अत्यन्त पीडित सुनकर उनके समीप जानेकी इच्छा करता तभी इन्द्र वहां आकर उसको निषेध करते ॥ ४ ॥ इधर राजा हरिश्चंद्र अत्यन्त दुःखार्त्त हो सर्वज्ञ और हितसाधक कुलगुरु वसिष्ठदेवको पास बैठेहुए देखकर पूँछने लगे ॥ ५ ॥

हे भगवन् ! इस समय मैं क्या करूं मैं व्याधिकी यातनासे आकुल तथा कातर और इस महाव्याधिके भयसे अत्यन्त आतुर और दुःखित हुआ हूं इस समय सदुपदेश देकर प्राण रक्षा कीजिये ॥ ६ ॥ वसिष्ठजीने कहा हे राजन् ! आपका रोगविनाश करनेके निमित्त उत्तम उपाय विद्यमान है. देखो धर्मशास्त्रमें कहा है कि औरस,क्षेत्रज,दत्त्रिम,कृत्रिम और क्रीतादिभेदसे पुत्र तेरह प्रकारके हैं ॥ ७ ॥ अतएव आप यथोचित मूल्य देकर एक उत्तम ब्राह्मणका बालक क्रय कीजिये और उसके द्वारा उसी उत्तम यज्ञका अनुष्ठान कीजिये ॥ ८ ॥ हे महाराज ! इसप्रकार करनेसे फिर वरुणदेव प्रसन्न हो सुखी होंगे और उनके प्रसन्न होनेपर आपका रोगभी अवश्यही नष्ट हो जायगा ॥ ९ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! राजा हरिश्चन्द्र वशिष्ठजीके यह वचन सुन मंत्रीसे कहने लगे हे मंत्रिवर ! तुम्हारी बुद्धि अत्यन्त तीक्ष्ण है अतएव तुमहीं परमयत्नसहित हमारे राज्यमें एक ब्राह्मणके बालकको ढूंढो ॥ १० ॥ यदि कदाचित् कोई भी दरिद्र ब्राह्मण अर्थके

राजोवाच ॥ भगवन्किंकरोम्यद्यकातरोऽस्मिव्यथाकुलः ॥ त्राहिमांदुःखमनसंमहाव्याधिभयातुरम् ॥ ६ ॥ वसिष्ठउवाच ॥ शृणुराजन्नुपायोऽस्तिरोगनाशंप्रतिस्तुतः ॥ त्रयोदशविधाःपुत्राःकथिताधर्मसंग्रहे ॥ ७ ॥ तस्मात्क्रीतंसुतंकृत्वायजस्वमखमुत्तमम् ॥ द्रव्यंदत्त्वायथोद्दिष्टमानयस्वद्विजोत्तमम् ॥ ८ ॥ एवंकृतेमखेभूपरोगनाशोभविष्यति ॥ वरुणोऽपिप्रसन्नात्माभविष्यतियथासुखम् ॥ ९ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाराजाप्रोवाचमंत्रिणम् ॥ अन्वेषयमहाबुद्धेविषयेष्वतियत्नतः ॥ १० ॥ कदाचित्कोऽपिलोभार्थीददातिस्वसुतंपिता ॥ समानयधनंदत्त्वायावत्प्रार्थयतेऽप्यसौ ॥ ११ ॥ सर्वथैवसमानेयोयज्ञार्थेद्विजबालकः ॥ नकार्याकृपणाबुद्धिस्त्वयामत्कार्यहेतवे ॥ १२ ॥ प्रार्थनीयस्त्वयापुत्रःकस्यचिद्द्विजवादिनः ॥ द्रव्येणदेहियज्ञार्थंकर्तव्योऽसौपशुःकिल ॥ १३ ॥ इतिसंचोदितस्तेनसचिवःकार्यहेतवे ॥ अन्वेषयामासपुरेग्रामेग्रामेगृहेगृहे ॥ १४ ॥ एवमन्वेषतस्तस्यविषयेकश्चिदातुरः ॥ निर्धनस्त्रिसुतश्चासीदजीगर्तेतिनामतः ॥ १५ ॥ तस्यपुत्रंशुनःशेपंमध्यमंमंत्रिसत्तमः ॥ आनयामासदत्त्वार्थंप्रार्थितंयद्धनंतदा ॥ १६ ॥

लोभसे अपने पुत्रको दे और वह जितने धनकी प्रार्थना करे तो उतनाही देकर उसके पुत्रको लेआओ ॥ ११ ॥ हे मंत्रिवर ! तुम जिस किसीप्रकारसे हो यज्ञके निमित्त ब्राह्मणके बालकको अवश्यही ले आओ विशेष कर मेरा कार्य साधनके निमित्त कभी कृपणता और आलस्य न करना ॥ १२ ॥ तुम किसी ब्राह्मणसे इसप्रकार प्रार्थना करो कि, धन लेकर यज्ञके निमित्त अपने पुत्रको दो हम इस बालकको यज्ञमें पशुरूपसे बलि देकर आहुति प्रदान करेंगे ॥ १३ ॥ मंत्री राजाकी इसप्रकार यज्ञकी आज्ञा पाकर नगर नगर ग्राम ग्राम और घर घरमें ब्राह्मणके बालकको ढूंढने लगा ॥ १४ ॥ इसप्रकार ढूंढते ढूंढते जाना कि, उसके अधिकारमें अजीगर्त्तनामक एक आतुर दरिद्र ब्राह्मणके तीन पुत्र हैं ॥ १५ ॥ अनन्तर मन्त्री उस ब्राह्मणको मुँहमाँगा धन देकर उसके शुनःशेप नामक मध्यम पुत्रको क्रय कर ले आया ॥ १६ ॥

कार्यकुशल सचिवने शुनःशेपको राजाके निकट लाय "यह ब्राह्मणका पुत्र पशुयोग्य है" यह कहकर समर्पण किया ॥ १७ ॥ तब राजा अत्यन्त प्रसन्न हो यज्ञ करनेके निमित्त उत्तम उत्तम वेदके जाननेवाले ब्राह्मणोको बुलाय सम्पूर्ण यज्ञकी सामग्री मँगाई ॥१८॥ जब यज्ञ आरंभ हुआ उसी समय महामुनि विश्वामित्रने शुनःशेपको बँधा हुआ देखकर राजाको निषेध कर कहा हे महाराज ! इसको बलिदान करनेका साहस न करना ॥ १९ ॥ इस ब्राह्मणके बालकको छोड दो हे आयुष्मन् ! मैं अब आपके निकट इस विषयकी प्रार्थना करता हूं आपके ऐसा करनेपर फिर आपका अवश्यही मंगल होगा इसमें संदेह नहीं ॥२०॥ हे राजेन्द्र ! यह शुनःशेप रोता है इससे मेरे मनमे अत्यन्त करुणा उत्पन्न होकर मुझको अत्यन्त व्यथित करती है.हे राजेन्द्र ! आप मेरा वचन सुन दया करके इस ब्राह्मणके बालकको छोड दीजिये ॥ २१ ॥ देखो पूर्वकालके समय शुद्धशील क्षत्रिय राजागण स्वर्गकी इच्छा करके पराये देहकी रक्षाके निमित्त अपनी देह देतेथे ॥

समानीयशुनःशेपंसचिवःकार्यतत्परः ॥ राज्ञेनिवेदयामासपशुयोग्यंद्विजात्मजम् ॥ १७ ॥ राजाऽतिमुदितस्तेनविप्रानानीयसर्वतः ॥ कारयामाससंभारान्यज्ञार्थंवेदवित्तमान् ॥ १८ ॥ प्रारब्धेतुमखेतत्रविश्वामित्रोमहामुनिः ॥ बद्धंदृष्ट्वाशुनःशेपंनिषिषेधनृपंतदा ॥ १९ ॥ राजन्मासाहसंकार्षीर्मुंचैनंद्विजबालकम् ॥ प्रार्थयाम्यहमायुष्मन्सुखंतेऽद्यभविष्यति ॥ २० ॥ क्रंदत्ययंशुनःशेपःकरुणामांदुनोत्यपि ॥ दयावान्भवराजेंद्रकुरुमेवचनंनृप ॥ २१ ॥ परदेहस्यरक्षार्थैस्वदेहंयेदयापराः ॥ ददतिक्षत्रियाःपूर्वंस्वर्गकामाःशुचिव्रताः ॥ २२ ॥ तंस्वदेहस्यरक्षार्थंहंसिद्विजसुतंबलात् ॥ पापंमाकुरुराजेंद्रदयावान्भवबालके ॥ २३ ॥ सर्वेषांसदृशीप्रीतिर्देहेवेत्सिस्वयंनृप ॥ मुंचैनंबालकंतस्मात्प्रमाणंयदिमेवचः ॥२४॥ व्यासउवाच ॥ अनादृत्यचतद्वाक्यंराजादुःखातुरोभृशम् ॥ नमुमोचमुनिस्तस्मैचुकोपाऽतीवतापसः ॥ २५ ॥ उपदेशंददौतस्मैशुनःशेपायकौशिकः ॥ मंत्रंपाशधरस्याऽथदयावान्वेदवित्तमः ॥ २६ ॥

॥२२॥ और आप इस समय अपने देहकी रक्षाके लिये ब्राह्मणके बालकको मारते हो यह कितना पापकार्य होता है सो आप स्वयंही विचार देखिये विशेषकर इसप्रकार पापाचरण न करके आप इस बालकपर दया कीजिये ॥ २३ ॥ हे महाराज ! सम्पूर्ण मनुष्योको अपने २ देहमें समान प्रीति विद्यमान है यह आप स्वयंही अनुभव करते है, अतएव इस समय यदि मेरा वचन प्रमाण जानो तो इस ब्राह्मणके पुत्रका त्याग कीजिये ॥२४॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! राजा हरिश्चन्द्रने व्याधिद्वारा अत्यन्त पीडित होनेसे उसकाल उनके वचनमे अनादरपूर्वक उस ब्राह्मणके बालकका त्याग नहीं किया इससे परमतपस्वी विश्वामित्रभी राजासे अत्यन्त क्रोधित हुए ॥२५॥ तब वेदके जाननेवालोमे अग्रगण्य कुशिकनंदन विश्वामित्रने शुनःशेपपर दया प्रकाश कर उसको वरुणमंत्रका उपदेश दिया॥ २६॥

शुनःशेपभी प्राणोंके भयसे अत्यन्त कातर हो वरुणका स्मरणकर ऊंचे स्वरसे उस मंत्रको वारंवार उच्चारण करने लगा ॥ २७ ॥ करुणासमुद्र वरुणने
ब्राह्मणके पुत्रको स्तव करता हुआ जानकर उसी स्थानमें आय शुनःशेपको बन्धनसे छुडा दिया ॥ २८ ॥ और राजाको रोगरहित कर अपने स्थानको
चलेगये, इसप्रकार महर्षि विश्वामित्र उस मुनिकुमारको मृत्युके मुखसे रक्षा करके परम आनन्दित हुए ॥ २९ ॥ जब राजा हरिश्चन्द्रने महात्मा विश्वामित्रका
वचन पालन नहीं किया तवसेही गाधिपुत्र मनमे उस राजासे रुष्ट रहे ॥ ३० ॥ एकदिन राजा हरिश्चन्द्रने घोडेपर चढ वनमें जाय मध्याह्नकालके समय कौशिकी
नदीके तटपर एक शूकरको मारनेकी इच्छा की ॥ ३१ ॥ तबही विश्वामित्रने वृद्ध ब्राह्मणके वेषसे राजाको छलकर प्रार्थनापूर्वक उनका सर्वस्व और सम्पूर्ण
राज्य लेलिया ॥ ३२ ॥ अपने यजमान राजा हरिश्चन्द्रको अत्यन्त कष्ट पाते हुए देखकर महर्षि वशिष्ठ मनमें दुःखित और व्यथित हुए और एक दिन वनमें

शुनःशेपोऽपितंमंत्रमसकृद्भयकर्शितः ॥ प्लुतस्वरेणचुक्रोशसंस्मरन्वरुणंभृशम् ॥ २७ ॥ स्तुवंतंमुनिपुत्रंतंज्ञात्वावैयादसांपतिः ॥ तत्राऽऽ
गत्यशुनःशेपंमुमोचकरुणार्णवः ॥ २८ ॥ रोगहीनंनृपंकृत्वावरुणःस्वगृहंययौ ॥ विश्वामित्रस्तुतंपुत्रंकृतवान्मोचितंमृतेः ॥ २९ ॥ नकृतं
वचनंराज्ञाकौशिकस्यमहात्मनः ॥ रोषंदधारमनसाराजोपरिसगाधिजः ॥ ३० ॥ एकस्मिन्समयेराजाहयारूढोवनंगतः ॥ सूकरंहंतुका
मस्तुमध्याह्नेकौशिकीतटे ॥ ३१ ॥ वृद्धब्राह्मणवेषेणविश्वामित्रेणवंचितः ॥ सर्वस्वंप्रार्थितंतस्यगृहीतंराज्यमद्भुतम् ॥ ३२ ॥ पीडितोऽसौहरि
श्चन्द्रोयजमानोयतोभृशम् ॥ वसिष्ठःकौशिकंप्राहवनेप्राप्तंयदृच्छया ॥ ३३ ॥ क्षत्रियाधमदुर्बुद्धेवृथाब्राह्मणवेषभृत् ॥ बकधर्मवृथाकिंत्वंगर्ववह
सिदांभिक ॥ ३४ ॥ कस्मात्त्वयानृपश्रेष्ठोयजमानोममाप्यसौ ॥ अपराधंविनाजाल्मगमितोदुःखमद्भुतम् ॥ ३५ ॥ बकध्यानपरोयस्मात्त
स्मात्त्वंवैबकोभव ॥ इतिशप्तोवसिष्ठेनकौशिकःप्राहतंपुनः ॥ ३६ ॥ त्वमप्याडिर्भवाऽऽयुष्मन्बकोऽहंयावदेवहि ॥ व्यासउवाच ॥ एवंप
रस्परंदत्त्वाशापंतौक्रोधपीडितौ ॥ ३७ ॥

विश्वामित्रसे भेट होनेपर उनसे कहा ॥ ३३ ॥ रे दुर्बुद्धि ! क्षत्रियकुलाधम ! तैंने वृथाही ब्राह्मणका वेष धारण किया है तेरा धर्म बगुलेकी समान है तू दाम्भिक
है तथा वृथाही गर्व करता रहता है ॥ ३४ ॥ हमारे यजमान राजा श्रेष्ठ हरिश्चन्द्र हैं उनका कोई अपराध नहीं. रे मूढ ! तथापि तैंने उनको क्यो इतना कष्ट
दिया ॥ ३५ ॥ तू बगुलेकी समान ध्यानपरायण है अतएव बगुला होकर जन्म ग्रहणकर. विश्वामित्रने वशिष्ठसे इस प्रकार शापित हो उनसे भी कहा ॥ ३६ ॥
हे वशिष्ठ ! मै जबतक बगुला होकर रहूं तू भी तबतक आडि अर्थात् शरारिनामक पक्षी होकर अवस्थिति करता रह. व्यासजीने कहा हे महाराज ! वह
क्रोधित दोनो मुनि परस्पर इस प्रकार शाप दे ॥ ३७ ॥

दोनोनेही सरोवरमे आडि और बकपक्षी हो जन्म ग्रहण किया बकरूपधारी विश्वामित्र मानससरोवरमें एक वृक्षके ऊपर नीड ( घोसला ) निर्माण पूर्वक वास करने लगे वशिष्ठ भी आडिरूप धारण कर दूसरे वृक्षमें कुलाय ( घोसला ) रचना कर वास करने लगे॥ ३८ ॥ ३९ ॥वे दोनो पक्षी द्वेषके कारण क्रोधित हो उच्चस्वरसे घोरतर सर्वलोकोंको पीडाप्रद कठोर चीत्कार कर प्रतिदिन संग्राम करने लगे वह आपसमें चोंच और पक्ष प्रहार तथा नखाघातसे ॥ ४० ॥ ४१ ॥ क्षत विक्षत और रुधिरमें डूबकर पुष्पित किंशुकवृक्षकी समान प्रकाशमान हुए पक्षिरूपधारी दोनों ऋषि शापसे दुःखित हो इस प्रकार बहुत दिन रहे ॥ ४२ ॥ परस्पर युद्ध करते करते उसी स्थानमें बहुत वर्ष बीत गये जनमेजयने कहा हे विप्रवर ! वे वसिष्ठ और कौशिक नामक दोनो ऋषि किसप्रकार शापसे मुक्त हुए ॥ ४३ ॥ वह मुझसे कहो हे ऋषिवर ! यह वृत्तान्त श्रवण करनेके लिये मेरे मनमे अत्यन्त कौतूहल उत्पन्न हुआ है. व्यासजीने कहा लोकपितामह ब्रह्मा उन

अंडजौतरसाजातौसरस्याडीबकौमुनी ॥ एकस्मिन्पादपेनीडंकृत्वाऽसौबकरूपभाक् ॥ ३८ ॥ विश्वामित्रःस्थितस्तत्रदिव्येसरसिमानसे ॥ अन्यस्मिन्पादपेकृत्वावसिष्ठोनीडमुत्तमम् ॥ ३९ ॥ आडीरूपधरस्तस्थावन्योन्यंद्वेषतत्परौ ॥ दिनेदिनेतौसंग्रामंचक्रतुःक्रोधसंयुतौ॥४०॥ दुःखदंसर्वलोकानांक्रंदमानावुभौभृशम् ॥ चंचुपक्षप्रहारैस्तुनखाघातैःपरस्परम्॥४१॥जघ्नतूरुधिरक्लिन्नौपुष्पिताविवकिंशुकौ ॥ एवंबहूनिवर्षाणिपक्षिरूपधरौमुनी ॥ ४२ ॥ स्थितौतत्रमहाराजशापपाशेनयंत्रितौ ॥ राजोवाच ॥ कथंमुक्तौमुनिश्रेष्ठौशापाद्वसिष्ठकौशिकौ ॥४३॥ तन्ममाचक्ष्वविप्रर्षेपरंकौतूहलंहिमे ॥ व्यासउवाच ॥ युध्यमानावुभौदृष्ट्वाब्रह्मालोकपितामहः ॥ ४४॥ तत्राऽऽजगामाऽनिमिषैर्वृतःसर्वैर्दयापरैः ॥ तावाश्वास्यजगत्कर्तायुद्धतोविनिवार्यच॥४५॥शापंसंमोचयामासतयोःक्षिप्तंपरस्परम् ॥ ततोजग्मुःसुराःसर्वेस्वानिधिष्ण्यानिपद्मभूः॥४६॥ सत्यलोकंजगामाशुहंसारूढःप्रतापवान् ॥ विश्वामित्रोऽप्यगात्तूर्णंवसिष्ठःस्वाश्रमंगतः॥ ४७ ॥ मिथःस्नेहंततःकृत्वाप्रजापत्युपदेशतः ॥ मैत्रावरुणिनाप्येवंकृतंयुद्धमकारणम् ॥ ४८॥ कौशिकेनसमंभूपदुःखदंचपरस्परम् ॥ कोनाममानवोलोकेदेवोवादानवोऽपिवा ॥ ४९ ॥

दोनोंको युद्धमे निरत देख ॥ ४४ ॥ दयार्द्रचित्त हो देवतागणोंके सहित उसी स्थानमें गये पद्मासनने दोनोंको युद्धसे निवारित और आश्वासित कर ॥ ४५ ॥ परस्परके दिये हुए शापसे दोनोंको छुडा दिया अनन्तर देवता अपने अपने स्थान और प्रभावशाली पद्मासन ॥ ४६ ॥ हंसपर चढ सत्यलोकको चलेगये. इसके उपरान्त महर्षि वशिष्ठ और विश्वामित्र ॥ ४७ ॥ प्रजापतिके उपदेशानुसार परस्पर प्रणय और मित्रता कर अपने अपने आश्रमको चलेगये. हे राजन् ! आप देखिये कि, इस समय मित्रावरुणतनय महर्षि वसिष्ठने भी ॥ ४८ ॥ विश्वामित्रसे अकारण ही दुःखप्रद युद्ध किया था अतएव इस अखिलसंसारमें कौन मनुष्य दानव वा देवता ॥ ४९ ॥

अहंकार जय करके सर्वदा सुखभागी होसक्ता हैं ? हे पार्थिव ! चित्तकी शुद्धि महत्पुरुषोंको भी दुर्लभ है ॥ ५० ॥ परमयत्नके सहित उसका साधन करना होता है. चित्तशुद्धिविहीन मनुष्यगणोंका तीर्थ, दान, तपस्या, सत्य और जो कुछ धर्मसाधन है वह संपूर्णही निरर्थक जानना चाहिये ॥ ५१ ॥ " हे राजन्! देहीगणोंके धर्मकर्मविषयमें सात्त्विकी, राजसी और तामसी भेदसे तीन प्रकारकी श्रद्धा कही गई है. १ तिनमें सात्त्विकी श्रद्धा सम्पूर्ण फल तथा लोकमें प्रायः दुर्लभ है विहित राजसी श्रद्धा उससे अर्द्धफलदायक है २ और तामसी श्रद्धा निष्फल तथा अकीर्ति करनेवाली है. कामक्रोधसे युक्त पुरुषोंको ही तामसी श्रद्धा उत्पन्न होती है ३ " अतएव हे राजन् ! सत्संग अवलम्बनपूर्वक वेदान्त श्रवणादिसे चित्तकी वासना दूरकर देवीकी पूजामें अत्यन्त निरत हो तीर्थादि

अहंकारजयंकृत्वासर्वदासुखभाग्भवेत्॥ तस्माद्राजंश्चित्तशुद्धिर्महतामपिदुर्लभा॥५०॥यत्नेनसाधनीयासातद्विहीनंनिरर्थकम् ॥ तीर्थदानतपः सत्यंयत्किंचिद्धर्मसाधनम् ॥ ५१॥ "श्रद्धात्रत्रिविधाप्रोक्तासात्त्विकीराजसीतथा ॥ तामसीसर्वदेहेषुदेहिनांधर्मकर्मसु॥१॥सात्त्विकीदुर्लभा लोकेयथोक्तफलदासदा॥तदर्धफलदाप्रोक्ताराजसीविधिसंयुता॥२॥तामसीत्वफलाराजन्नतुकीर्तिकरीपुनः॥कामक्रोधाभिभूतानांजनानांनृपस राम॥३॥"वासनारहितंकृत्वातच्चित्तंश्रवणादिना ॥ तीर्थादिषुवसेन्नित्यंदेवीपूजनतत्परः॥५२॥ देवीनामानिवचसागृह्णंस्तस्यागुणान्स्तुवन् ॥ ध्यायंस्तस्याःपदांभोजंकलिदोषभयार्दितः ॥५३॥ एवंतुकुर्वतस्तस्यनकदाचित्कलेर्भयम् ॥ अनायासेनसंसारान्मुच्यतेपातकीजनः ॥५४॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेषष्ठस्कंधेत्रयोदशोऽध्यायः ॥१३॥ जनमेजयउवाच ॥ मैत्रावरुणिरित्युक्तंनामतस्यमुनेःकथम् ॥ वसिष्ठस्यमहा भागब्रह्मणस्तनुजस्यह ॥ १ ॥ किमसौकर्मतोनामप्राप्तवान्गुणतस्तथा ॥ ब्रूहिमेवदतांश्रेष्ठकारणंतस्यनामजम् ॥ २ ॥ व्यासउवाच ॥निबोध नृपतिश्रेष्ठवसिष्ठोब्रह्मणःसुतः ॥ निमिशापात्तनुंत्यक्त्वापुनर्जातोमहाद्युतिः ॥ ३ ॥

स्थलमें वासकरै ॥ ५२ ॥ कलिदोषके कारण भयातुर मनुष्यगण देवीका नाम ग्रहण और उनके गुणकी स्तुति तथा उनके चरणकमलोंका ध्यान कर काल व्यतीत करै ॥ ५३ ॥ इस प्रकार करनेसे फिर जीवगणोंको कलिका भय नहीं रहसक्ता और पातकी मनुष्य भी संसारबन्धसे सहजमे ही मुक्तिलाभ करसक्ते हैं इसमें सन्देह नहीं ॥ ५४ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ जनमेजयने कहा हे भगवन् ! महर्षि वशिष्ठ ब्रह्माके मानसपुत्र थे तो आपने किस कारणसे उनका मैत्रावरुणि नाम कीर्त्तन किया ॥ १ ॥ वे कर्मद्वारा अथवा अन्य किसी गुणसे इस नामको प्राप्त हुए हैं. हे वक्तृप्रवर ! आप मुझको उनके इस नामका कारण भलीभाँति वर्णन कीजिये ॥ २ ॥ व्यासजी बोले हे राजेन्द्र !

॥

यद्यपि प्रभावशाली वशिष्ठ ब्रह्माके पुत्र थे, किन्तु उन्होने नरपति निमिके शापसे तनु त्यागकर मित्रावरुणसे जन्मलाभ किया ॥ ३ ॥ इस कारण लोकमें सर्वत्रही मैत्रावरुणि नामसे विख्यात हुए थे ॥ ४ ॥ राजाने कहा हे भगवन्! ब्रह्माके पुत्र धर्मात्मा वह मुनिश्रेष्ठ वशिष्ठ किस कारणसे निमिके शापको प्राप्त हुए ? उन क्षत्रिय नृपतिका दारुण शाप मुनिको भी भोगना पड़ा इस विषयमें मुझको आश्चर्य बोध होता है ॥ ५ ॥ हे धर्मज्ञ ! उस राजाने निरपराध मुनिको किसकारण शाप दिया ? उसे सुननेके निमित्त मुझको अत्यन्त कौतूहल हुआ है. अतएव आप उस शापका कारण वर्णन कीजिये ॥ ६ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! पहले मैने आपसे इन सबका कारण भलीभाँति कहा है, यह संसार सत्त्व, रज, तम तीन मायाके गुणसे व्याप्त है ॥ ७ ॥ राजालोग धर्माचरण ही करै और सम्पूर्ण तपस्वी तपाचरण ही करै उनका वे समस्त धर्मादि मायागुणसे विद्ध होकर उज्ज्वलता लाभ नहीं करसक्ता ॥ ८ ॥ राजा लोग और मुनिगण काम क्रोधमें अभिभूत

मित्रावरुणयोर्यस्मात्तस्मात्तन्नामविश्रुतम् ॥ मैत्रावरुणिरित्यस्मिँल्लोकेसर्वत्रपार्थिव ॥ ४ ॥ राजोवाच ॥ कस्माच्छप्तःसधर्मात्माराज्ञाब्रह्मात्मजोमुनिः ॥ चित्रमेतन्मुनिलग्नोराज्ञःशापोऽतिदारुणः ॥ ५ ॥ अनागसंमुनिंराजाकिमसौशप्तवान्मुने ॥ कारणंवदधर्मज्ञतस्यशापस्य मूलतः ॥ ६ ॥ व्यासउवाच ॥ कारणंतुमयाप्रोक्तंतवपूर्वंविनिश्चितम् ॥ संसारोऽयंत्रिभिर्व्याप्तोराजन्मायागुणैःकिल ॥ ७ ॥ धर्मंकरोतुभूपालश्चरंतुतापसास्तपः ॥ सर्वेषांतुगुणैर्विद्धंनोज्ज्वलंतद्भवेदिह ॥ ८ ॥ कामक्रोधाभिभूताश्चराजानोमुनयस्तथा ॥ लोभाहंकारसंयुक्ताश्चरंतिदुश्चरंतपः ॥९॥ यजंतिक्षत्रियाराजन्रजोगुणसमावृताः ॥ ब्राह्मणास्तुतथाराजन्नकोऽपिसत्त्वसंयुतः ॥ १० ॥ ऋषिणाऽसौनिमिःशप्तस्तेनशप्तोमुनिःपुनः ॥ दुःखाद्दुःखतरंप्राप्तावुभावपिविधेर्बलात् ॥११॥ द्रव्यशुद्धिःक्रियाशुद्धिर्मनसःशुद्धिरुज्ज्वला ॥दुर्लभाप्राणिनांभूपसंसारेत्रिगुणात्मके ॥ १२ ॥ पराशक्तिप्रभावोऽयंनोल्लंघ्यःकेनचित्क्वचित् ॥ यस्याऽनुग्रहमिच्छेत्सामोचयत्येवतत्क्षणात् ॥ १३ ॥

और लोभ तथा अहङ्कारयुक्त होकर दुष्कर तपस्याका आचरण करते है ॥ ९ ॥ हे राजन् ! क्षत्रियगण अथवा ब्राह्मण सबही रजोगुणयुक्त हो यागादि करते है. वास्तविक उनमे कोई सत्त्वगुणयुक्त होकर कार्यका अनुष्ठान नहीं करता ॥ १० ॥ निमिराज ऋषिद्वारा और ऋषि राजानिमिसे शापित हो दोनोंही प्रारब्धप्रेरित तमोगुणसे दुःखको प्राप्त हुए थे ॥११॥ हे महाराज ! इस त्रिगुणात्मक संसारमे प्राणीगणोंके पक्षमें द्रव्यशुद्धि, क्रियाशुद्धि और निर्मल प्रकारसे चित्तशुद्धि अत्यन्त दुर्लभ है ॥ १२ ॥ हे राजन् ! इसकोही परमाशक्ति जगदम्बिकाका प्रभाव जानना चाहिये. कोई पुरुष इसके उल्लंघन करनेमें समर्थ नहीं होता परन्तु वह जिसके प्रति अनुग्रह करनेकी अभिलाषा करती है उसको क्षणमे उन गुणोंके बन्धनसे छुडा देती हैं ॥ १३ ॥

अधिक क्या विष्णु रुद्र और ब्रह्मा इत्यादि महान् देवतागण भी उनके अनुग्रहके विना नहीं छूट सक्के, किन्तु उनका अनुग्रह होनेसे सत्यव्रत इत्यादिकी समान पामरगणभी मुक्तिलाभ करनेमें समर्थ होतेहैं ॥ १४ ॥ उनके हृदयमे जो है उसको त्रिभुवनमें कोई नहीं जानसक्ता, परन्तु वह जो भक्तके वशीभूत होती हैं इसमें कोई भी सन्देह नहीं ॥ १५ ॥ अतएव दोपको नष्ट करनेके निमित्त सात्त्विकी भक्ति अवलम्बन करनी श्रेष्ठहै किन्तु रागदम्भादि युक्त भक्ति मनुष्यगणोंको अनिष्ट करनेवाली होती है इसकारण उसका त्याग करना अत्यन्त श्रेष्ठ है इसमें सन्देह नहीं है ॥ १६ ॥ हे महाराज ! इक्ष्वाकुके बारहवें पुत्र निमिनामक नृपति रूपवान्, गुणसम्पन्न, धर्मज्ञ, लोकरञ्जन ॥ १७ ॥ सत्यवादी, दानशील, याजक, शुद्धाचार, प्रजाके पालनमें तत्पर, बुद्धिमान् और ज्ञान युक्त थे ॥ १८ ॥ उन

महांतोऽपिनमुच्यंतेहरिब्रह्महरादयः ॥ पामराअपिमुच्यंतेयथासत्यव्रतादयः॥१४॥तस्यास्तुहृदयंकोऽपिनवेत्तिभुवनत्रये ॥ तथापिभक्तवश्येयं भवत्येवसुनिश्चितम्॥१५॥तस्मात्तद्भक्तिरास्थेयादोषनिर्मूलनायच ॥ रागदंभादियुक्ताचेत्साभक्तिर्नाशिनीभवेत्॥१६॥ इक्ष्वाकुकुलसंभूतोनिमिर्नामनराधिपः॥ रूपवान्गुणसंपन्नोधर्मज्ञोलोकरंजकः॥१७॥सत्यवादीदानपरोयाजकोज्ञानवाञ्छुचिः॥ द्वादशस्तनयोधीमान्प्रजापालनतत्परः ॥ १८ ॥ पुरंनिवेशयामासगौतमाश्रमसन्निधौ ॥ जयंतुपुरसंज्ञंतुब्राह्मणानांहितायसः ॥१९॥ बुद्धिस्तस्यसमुत्पन्नायजेयमितिराजसी॥ यज्ञेनबहुकालेनदक्षिणासंयुतेनच ॥ २० ॥ इक्ष्वाकुंपितरंदृष्ट्वायज्ञकार्यायपार्थिव ॥ कारयामाससंभारंयथोद्दिष्टंमहात्मभिः ॥ २१ ॥ भृगुमंगिरसंचैववामदेवंचगौतमम् ॥ वसिष्ठंचपुलस्त्यंचऋचीकंपुलहंक्रतुम् ॥ ॥ २२ ॥ मुनीनामंत्रयामाससर्वज्ञान्वेदपारगान् ॥ यज्ञविद्याप्रवीणांश्चतापसान्वेदवित्तमान् ॥ २३ ॥ राजासंभूतसंभारःसंपूज्यगुरुमात्मनः ॥ वसिष्ठंप्राहधर्मज्ञोविनयेनसमन्वितः ॥ २४ ॥ यजेयंमुनिशार्दूल याजयस्वकृपानिधे ॥ गुरुस्त्वंसर्ववेत्तासिकार्यमेकुरुसांप्रतम् ॥ २५ ॥

महात्माने ब्राह्मणोंके हितार्थ गौतमके आश्रमके निकट जयन्तुपुरनामक एक नगर वसाया ॥ १९ ॥ कुछ काल व्यतीत होनेपर उनको इसप्रकार राजसी बुद्धि उत्पन्न हुई कि मैं "विपुलदक्षिणायुक्त बहुत कालपर्यन्त एकयज्ञका अनुष्ठान करूं" ॥ २० ॥ अनंतर अपने पिता इक्ष्वाकुकी आज्ञा ग्रहणकर यज्ञकार्यके निमित्त महात्मा पुरुषोंसे सम्पूर्ण कहीहुई सामग्री मँगाई ॥ २१ ॥ भृगु, अंगिरा, वामदेव, गौतम, वशिष्ठ, पुलस्त्य, ऋचीक, पुलह, क्रतु ॥ २२ ॥ इत्यादि वेदके जाननेवाले यज्ञवियाविशारद सर्वज्ञ तपस्वी मुनिगणोंको निमंत्रण देकर बुलाया ॥ २३ ॥ उस धार्मिक नरपति निमित्त यज्ञकी सम्पूर्ण सामग्री संग्रह कर अपने गुरु वशिष्ठदेवकी पूजापूर्वक उनसे विनयसे नम्र हो वचन कहा ॥ २४ ॥ हे मुनिवर ! मैं यज्ञ करूंगा आप कृपा करके मेरी यज्ञक्रिया सम्पादन कीजिये, आप

गुरुहैं अतएव मेरा सब जानते है इसकारण इस समय मेरा यज्ञकार्य निर्वाह कीजिये ॥ २५ ॥ यज्ञकी सब सामग्री मॅगाकर सजाई गई हैं. हे गुरो ! मैं पांचहजार वर्षपर्यन्त यज्ञमें दीक्षित हूंगा यही मेरा संकल्प जानिये ॥२६॥ इसयज्ञमें जगदम्बिकी देवीका आराधना करूंगा, उनको प्रसन्न करनेको मै विधिपूर्वक इस यज्ञका अनुष्ठान करता हूं ॥२७॥ वसिष्ठजीने राजा निमिका यह वचन सुनकर कहा हे नृपोत्तम। देवराज इन्द्रने मुझको पहलेही यज्ञके निमित्त वरण कियाहै ॥२८॥ इस समय पाकशासन इन्द्र पराशक्तिकी प्रीतिके निमित्त यज्ञ करनेमें उद्यत हुए है मैने भी पंद्रह वर्षके लिये उनको दीक्षित किया है ॥ २९ ॥ अतएव हे पार्थिव ! जबतक इन्द्रका यज्ञ संपूर्ण न हो आपको तबतक प्रतीक्षा करनी होगी. इन्द्रका यज्ञ समाप्त होनेपर इनका समस्त कार्य कर ॥३०॥ तिसके उपरान्त इस स्थानमें

यज्ञोपकरणंसर्वंसमानीतंसुसंस्कृतम् ॥ पंचवर्षसहस्रंतुदीक्षांकर्तुंमतिश्चमे ॥२६॥ यस्मिन्यज्ञेसमाराध्यादेवीश्रीजगदंबिका ॥ तत्प्रीत्यर्थमहं यज्ञंकरोमिविधिपूर्वकम् ॥ २७ ॥ तच्छ्रुत्वाऽसौनिमेर्वाक्यंवसिष्ठःप्राहभूपतिम् ॥ इन्द्रेणाऽहंवृतःपूर्वंयज्ञार्थंनृपसत्तम ॥ २८ ॥ पराशक्तिमखं कर्तुमुद्युक्तःपाकशासनः ॥ सदीक्षांगमितोदेवःपंचवर्षशतात्मिकाम् ॥ २९॥ तस्मात्त्वमंतरंतावत्प्रतिपालयपार्थिव ॥ इंद्रयज्ञेसमाप्तेऽत्रकृत्वा कार्यंदिवस्पतेः ॥ ३० ॥ आगमिष्याम्यहंराजंस्तावत्त्वंप्रतिपालय ॥ राजोवाच ॥ मयानिमंत्रिताश्चान्येमुनयोयज्ञकारणात् ॥३१॥ संभाराःसंभृताःसर्वेंपालयामिकथंगुरो ॥ इक्ष्वाकूणांकुलेब्रह्मन्गुरुस्त्वंवेदवित्तमः ॥ ३२ ॥ कथंत्यक्त्वाऽद्यमेकार्यमुद्यतोगंतुमाशुवै ॥ नतेयुक्तंद्विजश्रेष्ठयदुत्सृज्यमखंमम ॥ ३३ ॥ गंतासिधनलोभेनलोभाकुलितचेतनः ॥ निवारितोऽपिराज्ञासजगामेंद्रमखंगुरुः ॥ ३४ ॥ राजाऽपिविमना भूत्वागौतमंप्रत्यपूजयत् ॥ इयाजहिमवत्पार्श्वेसागरस्यसमीपतः ॥ ३५ ॥

आऊंगा, अतएव हे महाराज ! आप तबतक प्रतीक्षा कीजिये राजाने कहा हे मुनिवर ! मैने यज्ञके निमित्त अन्यान्य मुनिगणोंको निमंत्रण दियाहै ॥ ३१ ॥ और सम्पूर्ण सामग्री मॅगाली है. तब किस प्रकार इससमय प्रतीक्षा करसक्ता हूं ? हे ब्रह्मन् ! आप वेदके जाननेवालोमें अग्रगण्य और इक्ष्वाकुवंशियोके कुलगुरु होकर॥ ॥ ३२ ॥ इस समय किसप्रकार मेरा कार्य त्यागकर अन्यत्र जानेमे उद्यत हुए है ? हे द्विजोत्तम ! आप धनके कठिन लोभसे ज्ञानरहित होकर मेरा यज्ञ त्यागकर जाते हैं ॥ ३३ ॥ यह आपको उचित नहीं हे राजन् ! निमिराजके इसप्रकार निवारण करनेपर भी वशिष्ठ ऋषि इन्द्रके यज्ञमें गये ॥ ३४ ॥ तब राजानेभी

विमन होकर गौतमऋषिको यज्ञकार्यमें वरणकिया तब उन्होंने हिमाचलके पार्श्वमें सागरके समीप यज्ञ आरंभ करके ॥ ३५ ॥ ब्राह्मणगणोंको बहुत दक्षिणादी.इस यज्ञमें निमिराज पांच सहस्र वर्षपर्यन्त दीक्षित हुएथे ॥ ३६ ॥ और इसमें ऋत्विग्गण पूर्ण धन और गोदानसे परिपूजित होकर अत्यन्त प्रसन्न और सन्तुष्ट हुए थे अनन्तर देवराजका पांच हजार वर्षव्यापी यज्ञ समाप्त होनेपर ॥३७॥ वशिष्ठऋषि निमिराजका यज्ञ देखनेको राजासे भेंट करनेके निमित्त उसी स्थानमें उपस्थित हुए ॥३८॥ राजा तिससमय निद्रामे अत्यन्त व्याप्त थे इसकारण सेवकगण उनको न जगासके अतएव राजाभी ऋषिके निकट न आये॥ ३९ ॥ इसकारण अपमान बोधहोनेसे महर्षि वशिष्ठके अन्तःकरणमें क्रोधाग्नि प्रज्वलितहुई वह राजाको न देखकर क्रोधितहुए॥ ४० ॥और अत्यन्त क्रोधके वशीभूत हो निमिराजको यह

दक्षिणाबहुलादत्ताविप्रेभ्योमखकर्मणि ॥ निमिनापंचसाहस्रीदीक्षातत्रकृतानृप ॥ ३६ ॥ ऋत्विजःपूजिताःकामंधनैर्गोभिर्मुदायुताः ॥
शक्रयज्ञेसमाप्तेतुपंचवर्षशतात्मके ॥ ३७ ॥ आजगामवसिष्ठस्तुराज्ञःसत्रदिदृक्षया ॥ आगत्यसंस्थितस्तत्रदर्शनार्थंनृपस्यच ॥ ३८ ॥
तदाराजाप्रसुप्तस्तुनिद्रयाऽपहृतोभृशम् ॥ नासौप्रबोधितोभृत्यैर्नागतस्तुमुनिंनृपः ॥ ३९ ॥ वसिष्ठस्यततोमन्युःप्रादुर्भूतोऽवमानतः ॥
अदर्शनान्निमेस्तत्रचुकोपमुनिसत्तमः ॥ ४० ॥ शापंचदत्तवांस्तस्मैराज्ञेमन्युवशंगतः ॥ यस्मात्त्वंमांगुरुंत्यक्त्वाकृत्वान्यंगुरुमात्मनः ॥
॥४१॥ दीक्षितोसिबलान्मंदमामवज्ञायपार्थिव ॥ वारितोऽपिमयातस्माद्विदेहस्त्वंभविष्यसि ॥ ४२ ॥ पतत्विदंशरीरंतेविदेहोभवभूपते॥व्या
सउवाच ॥ इतितद्वचाहृतंश्रुत्वाराज्ञस्तुपरिचारकाः ॥४३ ॥ सद्यःप्रबोधयामासुर्मुनिमाहुःप्रकोपितम् ॥ कुपितंतंसमागत्यराजाविगतकल्म
षः ॥४४॥ उवाचवचनंश्लक्ष्णं हेतुगर्भंचयुक्तिमत् ॥ ममदोषोनधर्मज्ञगतस्त्वंतृष्णयाकुलः ॥ ४५ ॥

कह शाप दिया कि; तू अत्यन्त मन्दमति राजा है.मेरे चिरगुरु रहते और विशेष कर मेरे तुमको निवारण करनेपरभी तुमने जब मुझको त्याग दूसरेको वरण कर ॥४१॥ बलपूर्वक दीक्षित हो मेरा कहा न माना इससे तो तुम विदेह ( देहरहित ) होओ ॥४२॥ हे राजन् ! तुम्हारा यह शरीर अभी निपतित हो अर्थात् तुम विदेह होओ व्यासजीने कहा हे राजन् ! सेवकगणोंने वशिष्ठजीके यह शापयुक्त वाक्य सुनकर॥४३॥ राजाको तत्काल जनाया कि; वशिष्ठ ऋषि आपकी भेंट न होनेसे अत्यन्त प्रकुपित हुए है; यह विषय निवेदन किया पापरहित निमिराजने प्रकुपित वशिष्ठके सामने जाय ॥ ४४ ॥ विनय नम्रभावसे हेतुपूर्ण और युक्तिसंगत

वचन कहा हे धर्मज्ञ!मैं आपका यजमान हूं मेरे वारंवार प्रार्थना करनेपर भी आपने लोभकी तृष्णामें व्याकुल होकर॥ ४५॥मुझको त्याग अन्यत्र गमनकिया अतएव इसमे मेरा कुछ दोष नहीं आप ब्राह्मणोंमें अग्रगण्य होकर और सन्तोषी ब्राह्मणोका सारधर्म जानकर भी इसप्रकार नीचकार्य करनेमे लज्जित नहीं होते?॥ ४६॥ ब्राह्मणका सन्तोषही धर्म है आप ब्रह्माके पुत्र और वेदवेदांगपारग होकरभी ॥ ४७ ॥ श्रेष्ठतर ब्राह्मणधर्मकी सूक्ष्मगति नहीं जानते आप अपना निजदोष मेरे ऊपर आरोपित करके मुझको शाप देनेकी वृथा अभिलाषा करते है ॥४८॥ क्रोध चण्डालसे भी अधिकतर दूषणीय है अतएव स्वजनगणोको इसका परित्याग करनाही उचित है आप जब अकारण ही क्रोधानलमें प्रज्वलित हो मुझको शाप देते है ॥ ४९ ॥ तब मै भी आपको इस समय शाप देता हूं कि,

हित्वामांयजमानंवैप्रार्थितोऽपिमयाभृशम् ॥ नलज्जसेद्विजश्रेष्ठकृत्वाकर्मजुगुप्सितम् ॥४६॥ संतोषेब्राह्मणश्रेष्ठजानन्धर्मस्यनिश्चयम् ॥ पुत्रोऽसिब्रह्मणःसाक्षाद्वेदवेदांगवित्तमः ॥ ४७ ॥ नवेत्सिविप्रधर्मस्यगतिंसूक्ष्मांदुरत्ययाम् ॥ आत्मदोषंमयिज्ञात्वामृषामांशप्तुमिच्छसि ॥ ४८ ॥ त्याज्यस्त्वंसुजनैःक्रोधश्चंडालादधिकोयतः ॥ वृथाक्रोधपरीतेनमयिशापःप्रपातितः ॥ ४९ ॥ तवाऽपिचपतत्वद्यदेहोयंक्रोधसंयुतः ॥ एवं शप्तोमुनीराज्ञाराजाचमुनिनातथा ॥ ५० ॥ परस्परंप्राप्यशापंदुःखितौतौबभूवतुः ॥ वसिष्ठस्त्वतिचिंतार्तोब्रह्माणंशरणंगतः ॥ ५१ ॥ निवेदयामासतथाशापंभूपकृतंमहत् ॥ वसिष्ठउवाच ॥ राज्ञाशप्तोऽस्मिदेहोऽयंपतत्वद्यतवेतिवै ॥५२॥ किंकरोमिपितःप्रातंकष्टंकायप्रपातजम् ॥ अन्यदेहसमुत्पत्तौजनकंवदसांप्रतम् ॥ ५३ ॥ तथामेदेहसंयोगःपूर्ववत्समपद्यताम् ॥ यादृशंज्ञानमेतस्मिन्देहेतत्राऽस्तुतत्पितः ॥ ५४ ॥ समर्थोऽसिमहाराजप्रसादंकर्तुमर्हसि ॥ वसिष्ठस्यवचःश्रुत्वाब्रह्माप्रोवाचतंसुतम् ॥ ५५ ॥

आपका यह क्रोधयुक्त देह पतित हो. हे महाराज ! इसप्रकार राजा मुनिवरको ॥ ५० ॥ और मुनिवर राजाको शाप दे दोनोंही अत्यन्त दुःखित हुए तब वशिष्ठ अत्यन्त चिन्ताकुल हो ब्रह्माकी शरणागत हुए ॥ ५१ ॥ और निमिके दिये हुए महत् शापके विषय निवेदन कर कहा हे पितः ! "अभी तुम्हारा यह देह पतित हो" यह कहकर निमिराजाने मुझको शाप दिया है ॥ ५२ ॥ इस समय देहपातजनित महत्कष्ट उपस्थित हुआ है अतएव मै क्या करूं ? हे पितः ! कौन पुरुष मुझे जन्म देगा यह आप मुझसे कहिये॥ ५३॥और जिससे मुझको पूर्वकी समान देह प्राप्त हो उसका भी उपाय कीजिये और मेरे इस देहमें जिसप्रकार ज्ञान रहता है उस देहमें भी जिससे इसीप्रकार ज्ञान रहे ॥ ५४ ॥ आप प्रसन्न होकर अपने असीमप्रभावसे उसीप्रकार कीजिये क्योंकि आप उसके करनेमें भलीभाँति समर्थ

है. हे राजन्! वशिष्ठके वाक्य श्रवण कर ब्रह्माने अपने उस प्रियपुत्रसे कहा ॥५५॥ तुम मित्रावरुणके तेजमें प्रवेश कर स्थिरचित्तसे वास करो इससे तुम यथाकालमें अयोनिज देह प्राप्त कर फिर ॥५६॥ धर्मयुक्त, सत्यनिष्ठ, वेदज्ञ, सर्वज्ञ और सबके पूजित होगे इसमें कोई भी संशय नहीं॥५७॥ब्रह्माके इसप्रकार कहने पर फिर महर्षि वशिष्ठ पितामहको प्रणाम और प्रदक्षिणा कर वरुणालयमें गये ॥५८॥ अनन्तर उन्होंने अपना अत्युत्तम देह परित्याग कर सूक्ष्मदेहरूप अपने जीवांशद्वारा मित्रावरुणके देहमें प्रवेश किया॥५९॥तदनन्तर किसी समयमें परमरूपलावण्यवती उर्वशी अपनी सखियोंके संग इच्छानुसार वरुणालयमें आनकर उपस्थित

मित्रावरुणयोस्तेजस्त्वंप्रविश्यस्थिरोभव ॥ तस्मादयोनिजःकालेभवितात्वंनसंशयः ॥ ५६ ॥ पुनर्देहंसमासाद्यधर्मयुक्तोभविष्यसि ॥
भूतात्मावेदवित्कामंसर्वज्ञःसर्वपूजितः ॥ ५७ ॥ एवमुक्तस्तदापित्राप्रययौवरुणालयम् ॥ कृत्वाप्रदक्षिणंप्रीत्याप्रणम्यचपितामहम् ॥
॥ ५८ ॥ विवेशसतयोर्देहेमित्रावरुणयोःकिल ॥ जीवांशेनवसिष्ठोऽथत्यक्त्वादेहमनुत्तमम् ॥ ५९ ॥ कदाचिन्नूर्वशीराजन्नागतावरुणा
लयम् ॥ यदृच्छयावरारोहासखीगणसमावृता॥६०॥दृष्ट्वातामप्सरांदिव्यांरूपयौवनसंयुताम् ॥ जातौकामातुरौदेवौतदातामूचतुर्नृप ॥६१॥
विवशौचारुसर्वांगीं देवकन्यांमनोरमाम् ॥ आवांत्वमनवद्यांगिवरयस्वसमाकुलौ ॥६२ ॥ विहरस्वयथाकामंस्थानेऽस्मिन्वरवर्णिनि ॥तथो
क्तासाततोदेवीताभ्यांतत्रस्थितावशा ॥६३॥ कृत्वाभावंस्थिरंदेवीमित्रावरुणयोर्गृहे ॥ सागृहीत्वातयोर्भावंसंस्थिताचारुदर्शना ॥६४॥ तयो
स्तुपतितंवीर्यंकुंभेदैवादनावृते ॥ तस्माज्जातौमुनीराजन्द्वावेवाऽतिमनोहरौ ॥ ६५ ॥

हुई ॥६०॥मित्रावरुण दोनों देवतारूप यौवनसम्पन्न उस अप्सराको देखकर अत्यन्त कामातुर हुए ॥६१॥ और कामवाणसे मोहित और विवश हो उस सर्वांग सुन्दरी मनोरमा देवकन्या उर्वशीसे कहने लगे हे वरवर्णिनी! हम तुमको देखकर कामवाणसे अत्यन्त व्याकुल हुए हैं ॥६२॥हे सुन्दरि! तुम हमको वरण कर इस स्थानमें इच्छानुसार विहार करती रहो. उनके इसप्रकार कहनेपर फिर उर्वशी देवी तिसकाल उनके प्रति अनुरागिणी और उनकी वशवर्त्तिनी होकर ॥६३॥उन मित्रावरुणके गृहमें वास करने लगी.उर्वशीके उनके प्रति परमअनुरागके सहित वहां स्थिति करनेपर ॥ ६४ ॥ उनका वीर्य एक उघडे कुम्भमें पतित हुआ उससे

अत्यन्त मनोहर दो ऋषिकुमारोंने जन्म ग्रहण किया ॥६५॥ तिनमें अगस्त्य प्रथम और वसिष्ठ दूसरे हुए. इसप्रकार मित्रावरुणके वीर्यसे तपस्वी दो ऋषियोंकी उत्पत्ति हुई ॥ ६६ ॥ प्रथम अगस्त्य बाल्यकालमेंही तपस्वी होकर वनको चले गये और राजश्रेष्ठ इक्ष्वाकुने बालक वशिष्ठको पौरोहित्यमें वरण किया॥६७॥ हे राजन् ! इक्ष्वाकुने उनके वंशके कल्याणार्थ उनको पालन किया विशेषकर वह उनको वशिष्ठ मुनि जानकर उनके प्रति प्रसन्न हुए थे ॥६८॥ हे जनमेजय ! यह मैंने तुमसे निमिके शापसे वशिष्ठकी देहान्तर प्राप्तिका और मित्रावरुणके कुलमें उनकी उत्पत्तिका विवरण सम्पूर्णही वर्णन किया ॥ ६९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ जनमेजयने कहा हे मुनिवर ! आपने महर्षि वशिष्ठदेवकी देहान्तरप्राप्तिका विषय वर्णन किया

अगस्तिःप्रथमस्तत्रवसिष्ठश्चाऽपरस्तथा ॥ मित्रावरुणयोर्वीर्यात्तापसावृषिसत्तमौ ॥ ६६ ॥ प्रथमस्तुवनंप्राप्तोबालएवमहातपाः ॥ इक्ष्वाकुस्तुवसिष्ठंतंबालंवव्रेपुरोहितम् ॥ ६७ ॥ वंशस्याऽस्यसुखार्थंतेपालयामासपार्थिव ॥ विशेषेणमुनिंज्ञात्वाप्रीत्यायुक्तोबभूवह ॥६८॥ एतत्तेसर्वमाख्यातंवसिष्ठस्यचकारणम् ॥ शापाद्देहांतरप्राप्तिर्मित्रावरुणयोःकुले॥६९॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेषष्ठस्कंधेचतुर्दशोऽध्यायः॥१४॥ जनमेजयउवाच ॥ देहप्राप्तिर्वसिष्ठस्यकथिताभवताकिल ॥ निमिःकथंपुनर्देहंप्राप्तवानितिमेवद ॥ १ ॥ व्यासउवाच ॥ वसिष्ठेनचसंप्राप्तःपुनर्देहोनराधिप॥निमिनानतथाप्राप्तोदेहःशापादनंतरम् ॥२॥ यदाशप्तोवसिष्ठेनतदातेब्राह्मणाःक्रतौ ॥ ऋत्विजोयेवृताराज्ञातेसर्वेसमचिंतयन् ॥ ३ ॥ किंकर्तव्यमहोस्माभिःशापदग्धोमहीपतिः ॥ अस्मिन्यज्ञेत्वसंपूर्णेदीक्षायुक्तश्चधार्मिकः ॥ ४ ॥ किंकर्तव्यंकार्यमेतद्विपरीतमभूत्किल ॥ अवश्यंभाविभावत्वादशक्ताःस्मनिवारणे॥ ५ ॥

किन्तु निमिराज किसप्रकार फिर देहको प्राप्त हुए थे ? यह वर्णन नहीं किया इस समय यह विषय कीर्त्तन करके मेरा कौतूहल चरितार्थ कीजिये ॥ १ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! वशिष्ठ ऋषि फिर देहको प्राप्त हुए थे किन्तु निमिराजको वशिष्ठके शाप देनेपर फिर देह प्राप्त नहीं हुई ॥ २ ॥ जब वशिष्ठ ऋषिने उनको शाप दिया, तिस समय यज्ञकार्यमें नियुक्त ऋत्विक् ब्राह्मणगण चिन्ता करने लगे कि ॥३॥ क्या आश्चर्य है इस यज्ञके सम्पूर्ण न होते होतेही दीक्षित धार्मिक महीपति निमिशापसे ग्रस्त हुए ॥४॥ यह कार्य विपरीत होगया हम क्या करैं जो होनहार है वह अवश्यही होगा. अतएव हम क्या करके इसको निवारण करैं ॥५॥

तब उन्होंने उस महात्माकी किंचित् श्वासयुक्त देहकी अनेक मंत्रोसे रक्षा की ॥ ६ ॥ और माल्य गन्धादिसे वारंवार पूजा कर अनेक यत्नसे मंत्रशक्तिद्वारा स्त
म्भित और विकार रहितकर राजाको उक्त देहधारण कराई ॥ ७॥ अनन्तर उस यज्ञके समाप्त होनेपर ऋषिगण देवताओका स्तव करने लगे इससे देवता प्रसन्न
और सन्तुष्ट होकर उस स्थानमें आये॥८॥तिस समय मुनिगण राजाकी समस्त अवस्था जानकर दुःखित राजासे कहने लगे हे सुव्रत ! हम आपके यज्ञानुष्ठानसे
प्रसन्न हुए हैं इस समय आप हमसे वांछित वर माँगिये॥९॥हे नृपवर ! इस यज्ञके अनुष्ठान फलसे आपका श्रेष्ठ जन्म होना उचित है अतएव आप देवदेह
अथवा नरदेह जिसकी अभिलाषा करें वही कहिये ॥ १० ॥ अतएव आपका पुरोहित जिसप्रकार पूर्व देह परित्याग कर उसीकी समान दूसरा देहधारण पूर्वक
गर्वित हो मृत्युलोकमें अवस्थिति करता है आप इच्छा होनेसे भी इसप्रकार प्रार्थना करसक्ते हैं. हे महाराज ! देवताओंके इसप्रकार कहनेपर फिर निमिराजकी आत्मा

मंत्रैर्बहुविधैर्देहंतदातस्यमहात्मनः ॥ रक्षितंधारयामासुःकिंचिच्छ्वसनसंयुतम् ॥६॥ गंधैर्माल्यैश्चविविधैःपूज्यमानंमुहुर्मुहुः ॥ मंत्रशक्त्याप्रति
ष्टभ्यनिर्विकारंसुपूजितम् ॥७॥ समाप्तेचक्रतौतत्रदेवाःसर्वेसमागताः ॥ ऋत्विग्भिस्तुस्तुताःसर्वेसुप्रीताश्चाऽभवन्नृप ॥८॥ विज्ञतामुनिभिः
स्तोत्रैर्निर्विण्णात्मानमब्रुवन् ॥ प्रसन्नाःस्ममहीपालवरंवरयसुव्रत ॥ ९ ॥ यज्ञेनाऽनेनराजर्षेवरंजन्मविधीयते ॥ देवदेहंनृदेहंवायत्तेमनसिवां
छितम् ॥१०॥ इत्तःकामंपुरोधास्तेमृत्युलोकेयथासुखम् ॥ एवमुक्तोनिमेरात्मासंतुष्टस्तानुवाचह ॥११॥ नदेहेममवांछाऽस्तिसर्वदेवविनश्वरे॥
वासोमेसर्वसत्त्वानांदृष्टावस्तुसुरोत्तमाः ॥ ॥ १२ ॥ नेत्रेषुसर्वभूतानांवायुभूतश्चराम्यहम् ॥ एवमुक्ताःसुरास्तत्रनिमेरात्मानमब्रुवन् ॥१३ ॥
प्रार्थयत्वंमहाराजदेवींसर्वेश्वरींशिवाम् ॥ मखेनाऽनेनसंतुष्टासातेऽभीष्टंविधास्यति ॥१४॥ सदेवैरेवमुक्तस्तुप्रार्थयामासदेवताम् ॥ स्तोत्रैर्नाना
विधैर्दिव्यैर्भक्त्यागद्गदयागिरा ॥१५॥ प्रसन्नासातदादेवीप्रत्यक्षंदर्शनंददौ ॥ कोटिसूर्यप्रतीकाशंरूपंलावण्यदीपितम् ॥१६॥ दृष्ट्वाप्रमुदिताः
सर्वेकृतकृत्याश्चचेतसि ॥ प्रसन्नायांदेवतायांराजावत्रेवरंनृप ॥ १७ ॥

अत्यन्त सन्तुष्ट हो उनसे कहने लगे ॥११॥ हे सुरसत्तमगण ! जो देह सर्वदाही विनष्ट होता है इसमें मेरी अभिलाषा नहीं है अतएव जीवगणोंके दोनों नेत्रोके उपरि
भागमें मेरा वास हो ॥ १२ ॥ मैं समस्त प्राणियोंके नेत्रोपर वायुरूपसे विचरण करूं यही मेरी प्रार्थना है निमिराजके इस प्रकार कहनेपर फिर देवताओने निमि
की आत्मासे कहा ॥ १३ ॥ हे महाराज ! आप विश्वरूपिणी सर्वेश्वरी देवीके निकट प्रार्थना कीजिये, वह यज्ञसे सन्तुष्ट हुई हैं अतएव अवश्यही आपका अभीष्ट
सिद्ध करेंगी ॥ १४ ॥ निमिराज देवताओंके यह वचन सुनकर भक्तिभावयुक्त गद्गद वाक्यसे अनेक प्रकारके स्तोत्रद्वारा देवीके निकट प्रार्थना करने लगे ॥
॥ १५ ॥ तब देवी प्रसन्न हो उनके सन्मुख आय उपस्थित हुई उनकी करोड सूर्यकी समान ज्योति और रूपलावण्य देखकर ॥१६॥ सम्पूर्णही आनन्दित और

प्रफुल्लित होकर मनही मनमे अपनेको कृतकृत्य बोध करने लगे. तब राजाने भगवती देवीको प्रसन्न जानकर उनके निकट इस वरकी प्रार्थना की॥ १७॥ हे देवि ! जिसके द्वारा मोक्ष प्राप्त होता है मुझको वही विमल तत्वज्ञान प्रदान कीजिये और जिससे सम्पूर्ण जीवोंके नेत्रोपरि मेरा वास हो आप वह भी कीजिये॥ १८॥ अनन्तर प्रसन्न हुई सुरेश्वरी जगदम्बिका देवीने कहा हे नृपवर ! प्रारब्धकार्यके शेष होनेपर तुमको विमल ज्ञान प्राप्त ॥ १९ ॥ और समस्त जीवगणोके नेत्रोपरि वायुरूपसे तुम्हारा वास होगा तुम्हारे अधिष्ठानसेही देहीगणोंके दोनो नेत्र निमेषयुक्त होंगे ॥ २० ॥ तुम्हारे वासके कारणही मनुष्यगण पशुगण और पतंगगणोके नेत्रोपरि निमेष होगा किन्तु अमरगण अनिमेष रहेंगे ॥ २१ ॥ परमेश्वरी भगवती उनको इसप्रकार वरप्रदानपूर्वक मुनिगणोसे सम्भाषण कर उसीस्थानमें अन्त

ज्ञानंतद्विमलंदेहियेनमोक्षोभवेदपि॥नेत्रेषुसर्वभूतानांनिवासोमेभवेदिति॥ १८॥ ततःप्रसन्नादेवेशीप्रोवाचजगदंबिका॥ज्ञानंतेविमलंभूयात्प्रारब्धस्याऽवशेषतः॥ १९॥नेत्रेषुसर्वभूतानांनिवासोपिभविष्यति॥निमिषंयांतिचक्षूंपित्वत्कृतेनैवदेहिनाम्॥२०॥ तववासात्सनिमिपामानवाःपशवस्तथा॥पतंगाश्चभविष्यंतिपुनश्चाऽनिमिषाःसुराः॥२१॥इतिदत्त्वावरंतस्मैतदाश्रीवरदेवता॥आमंत्र्यचमुनीन्सर्वास्तत्रैवांतर्हिताऽभवत् ॥२२॥ अंतर्हितायांदेव्यांतुमुनयस्तत्रसंस्थिताः ॥विचिंत्यविधिवत्सर्वेनिमेर्देहंसमाहरन् ॥२३ ॥ अरणिंतत्रसंस्थाप्यममंथुर्मंत्रवत्तदा ॥ मंत्रहोमैर्महात्मानःपुत्रहेतोर्निमेरथ ॥ २४ ॥ अरण्यांमथ्यमानायांपुत्रःप्रादुरभूत्तदा ॥ सर्वलक्षणसंपन्नःसाक्षान्निमिरिवाऽपरः ॥२५॥ अरण्यामथनाज्जातस्तस्मान्मिथिरितिस्मृतः ॥ येनाऽयंजनकाज्जातस्तेनाऽसौजनकोऽभवत् ॥२६॥विदेहस्तुनिमिर्जातोयस्मात्तस्मात्तदन्वये॥ समुद्भूतास्तुराजानोविदेहाइतिकीर्तिताः ॥ २७ ॥

र्धान हुई ॥ २२ ॥ देवीके अन्तर्धान होनेपर तत्रस्थित मुनिगणोंने अनेक प्रकारसे चिन्ता करके विधिपूर्वक मथन करनेकेलिये निमिकी देहको ग्रहण किया॥ २३॥ महात्मा मुनिगण निमिपुत्रके निमित्त होम करके तदुपरान्त उनकी देहमे अरणि ( मन्थन काष्ठ ) स्थापनपूर्वक मंत्र उच्चारण कर मन्थन करने लगे ॥ २४ ॥ इस प्रकार अरणिद्वारा मथित होनेपर सर्व सुलक्षणयुक्त साक्षात् दूसरे निमिके समान एक पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ २५ ॥ इस पुत्रने अरणिके मथनेसे जन्म ग्रहण किया इस कारण मिथिनामसे और जनकके अंगसे जन्म लेनेपर जनक नामसे विख्यात हुआ ॥ २६ ॥ हे राजन् ! निमिराज वशिष्ठके शापसे विदेह अर्थात् देहरहित हुए थे इसी कारण उनके वंशमें उत्पन्न सबही विदेह कहकर कीर्तित होते हैं ॥ २७ ॥

इस प्रकार निमिके पुत्र जनकनामसे विख्यात हुए थे उन्होंने गंगाके तटपर मनोरमा एक नगरी निर्माण की ॥ २८ ॥ उन्हींके नामानुसार यह नगरी मिथिला नामसे विख्यात हुई. जनकराजने इस नगरीको दुर्ग तोरण हट्टशाला बडेस्थान और अनेक अटारियोंसे शोभायमान कर धनधान्यादिसे परिपूर्ण किया था॥ २९॥ हे राजन् ! इस वंशके सम्पूर्ण राजागणही जनक कहकर विख्यात और समस्तही ज्ञानयुक्त तथा विदेह कहकर कीर्त्तित होते हैं ॥ ३० ॥ हे राजन् ! शापके वशीभूत हो जिनको विदेहत्व प्राप्त हुआ था मैने इस निमिराजका अति उत्तम उपाख्यान आपके निकट विस्तारपूर्वक कीर्त्तन किया॥ ३१ ॥राजाने कहा हे भगवन्! आपने निमिशापका कारण कीर्त्तन किया, उसको सुनकर मेरा मन अत्यन्त संशययुक्त और अतिचंचल होगया॥ ३२॥वशिष्ठ ऋषि ब्राह्मणोमें श्रेष्ठ और ब्रह्माके पुत्र हैं विशेषकर राजाके पुरोहित थे अतएव वह किसलिये राजासे शापित हुए ॥ ३३॥ निमिराजने उनको गुरु और ब्राह्मण जानकर भी क्षमा क्यों नहीं की? वह इसप्रकार मंगलजनक यज्ञकार्य करके भी क्यों क्रोधके वशीभूत हुए ? ॥ ३४॥ उन्होंने इक्ष्वाकुकुलमें उत्पन्न हो और धर्मका तत्व जानकर भी किसकारणसे क्रोधके वशीभूत होकर आपने गुरु ब्राह्मणको शाप दिया?॥ ३५॥व्यासजीने कहा हे राजेन्द्र ! अजितेन्द्रिय प्राणीगणोंके पक्षमें क्षमा अत्यन्त दुर्लभ है, विशेषकर सामर्थ्यवान् होनेपरभी क्षमावान् हो इसप्रकारके मनुष्य त्रिलोकीमे अत्यन्त दुर्लभ हैं ॥ ३६ ॥ जो समस्त संग परित्याग क्षमा और निद्राको जीतकर सर्वदा योगाभ्यासमे निरत है ॥ ३७ ॥ वे तपोधन मुनि काम, क्रोध, लोभ और अहंकार इत्यादि देहमध्यस्थित शत्रुगणोंको भलीभाँति नहीं जीत सक्ते ॥ ३८ ॥

एवंनिमिसुतोराजाप्रथितोजनकोऽभवत् ॥ नगरीनिर्मितातेनगंगातीरेमनोहरा ॥ २८ ॥ मिथिलेतिसुविख्यातागोपुराट्टालसंयुता ॥ धनधान्यसमायुक्ताहट्टशालाविराजिता ॥ २९ ॥ वंशेऽस्मिन्येऽपिराजानस्तेसर्वेजनकास्तथा ॥ विख्याताज्ञानिनःसर्वेविदेहाःपरिकीर्तिताः ॥ ३० ॥ एतत्तेकथितंराजन्निमेराख्यानमुत्तमम् ॥ शापाद्यस्यविदेहत्वंविस्तरादुदितंमया ॥ ३१ ॥ राजोवाच ॥ भगवन्भवताप्रोक्तंनिमिशापस्यकारणम् ॥ श्रुत्वासंदेहमापन्नंमनोमेऽतीवचंचलम् ॥ ३२ ॥ वसिष्ठोब्राह्मणःश्रेष्ठोराज्ञश्चैवपुरोहितः ॥ पुत्रःपंकजयोनेस्तुराज्ञाशप्तःकथंमुनिः ॥३३॥ गुरुंचब्राह्मणंज्ञात्वानिमिनानकृताक्षमा ॥ यज्ञकर्मशुभंकृत्वाकथंक्रोधमुपागतः ॥३४॥ ज्ञात्वाधर्मस्यविज्ञानंकथमिक्ष्वाकुसंभवः ॥ क्रोधस्यवशमापन्नःशप्तवान्ब्राह्मणंगुरुम् ॥३५॥ व्यासउवाच ॥ क्षमाऽतिदुर्लभाराजन्प्राणिभिरजितात्मभिः ॥ क्षमावान्दुर्लभोलोकेसुसमर्थोविशेषतः ॥ ३६॥ सर्वसंगपरित्यागीमुनिर्भवतुतापसः ॥ निद्राक्षुधोविजेताचयोगाभ्यासेसुनिष्ठितः ॥३७॥ कामःक्रोधस्तथालोभोह्यहंकारश्चतुर्थकः ॥ दुर्ज्ञेयादेहमध्यस्थारिपवस्तेनसर्वथा ॥ ३८ ॥

जो इन शत्रुओंको जीतसक्ता है इस सम्पूर्ण संसारमे ऐसा पुरुष पूर्वमें कोई नहीं था इस समय भी विद्यमान नहीं और फिर भी उत्पन्न न होगा ॥ ३९ ॥ इन शत्रुओंको पराजित करसक्ता है ऐसा कोई पुरुष पृथ्वी स्वर्ग वा ब्रह्मलोक अथवा वैकुण्ठमें अधिक क्या कैलासमें भी विद्यमान नहीं ॥४०॥ जब ब्रह्माके पुत्र महर्षिगण और अन्यान्य तापसोत्तम ऋषिगण समस्तही सत्व रज और तमोगुणसे बँधे है तब पृथ्वीमें वास करनेवाले सामान्य मनुष्यकी फिर क्या बात है? ॥४१॥ देखो कपिल सांख्यवेत्ता योगाभ्यासनिरत और पवित्र आतमा थे. उन्होंने भी दैववशतः क्रोधित होकर राजा सगरके पुत्रोंको दग्ध किया था ॥ ४२ ॥ हे राजन् ! अहंकारसे वह त्रिभुवन उत्पन्न हुआ है अतएव संपूर्ण संसार और अहंकार परस्पर कार्य कारण भावसे बँधे हैं तो इस संसारमें उत्पन्न हुए जीवगण किसप्रकार उस अहंका

नभूतपूर्वःसंसारेनचैववर्ततेऽधुना ॥ भवितानपुमान्कश्चिद्योजयेतरिपूनिमान् ॥३९॥ नस्वर्गेनचभूलोकेब्रह्मलोकेहरेःपदे ॥ कैलासेनेदृशःकश्चि द्योजयेतरिपूनिमान् ॥४०॥ मुनयोब्रह्मपुत्राश्चतथाऽन्येतापसोत्तमाः ॥ तेऽपिगुणत्रयाविद्धाःकिंपुनर्मानवाभुवि॥४१॥कपिलःसांख्यवेत्ताचयो गाभ्यासरतःशुचिः ॥ तेनापिदैवयोगाद्धिप्रदग्धाःसगरात्मजाः ॥४२॥ तस्माद्राजन्नहंकारात्संजातंभुवनत्रयम् ॥ कार्यकारणभावात्तुतद्वियुक्तं कथंभवेत्॥४३॥ब्रह्मागुणत्रयाविद्धोविष्णुश्चैवाऽथशंकरः॥प्रभवंतिशरीरेषुतेषांभावाःपृथक्पृथक्॥४४॥मानवानांचकावार्तासत्त्वैकांतव्यवस्थि तौ॥गुणानांसंकरोराजन्सर्वत्रसमवस्थितः॥४५॥कदाचित्सत्त्ववृद्धिःस्यात्कदाचिद्रजसःकिल॥कदाचित्तमसोवृद्धिःसमभावःकदाचन ॥४६॥ निर्गुणःपरमात्माऽसौनिर्लेपःपरमोऽव्ययः ॥ अलक्ष्यःसर्वसत्त्वानामप्रमेयःसनातनः ॥ ४७ ॥ तथैवपरमाशक्तिर्निर्गुणाब्रह्मसंस्थिता ॥ दुर्ज्ञे याचाऽल्पमतिभिःसर्वभूतव्यवस्थितिः ॥ ४८ ॥ परात्मनस्तथाशक्तेस्तयोरैक्यंसदैवहि ॥ अभिन्नंतद्वपुर्ज्ञात्वामुच्यतेसर्वदोषतः ॥ ४९ ॥

रसे छूट सक्ते है? ॥ ४३ ॥ ब्रह्मा विष्णु और महेश्वर यह भी तीनों गुणद्वारा युक्त है उनके शरीरमें भी पृथक् पृथक् भावका आविर्भाव होता है ॥ ४४ ॥ तब मनुष्यगणों के देहमे जो सत्त्वगुणका वास नहीं होता इस विषयमें फिर कहनाही क्या है? क्योंकि मिलेहुए तीनों गुणोंका सर्वत्रही वास होता है ॥ ४५ ॥ अतएव कभी सत्त्व गुणकी कभी रजोगुणकी और कभी तमोगुणकी वृद्धि होती है और कभी इनकी सम भावसे अवस्थिति होती है॥ ४६ ॥ हे राजेन्द्र! केवलवही सनातन परम पुरुष अव्यय और निर्लेप एवं समस्त भूतोंके अप्रमेय और अलक्ष्य है ॥ ४७ ॥ वही परात्पर परमात्मा निर्गुण है और जो सब जीवोंमें वास करते है जो अल्पबुद्धि मनुष्योंको दुर्लभहैं उन्हीं ब्रह्मरूपिणी परमाशक्तिकोभी निर्गुण जानना चाहिये ॥ ४८ ॥ परमात्मा और परमात्माशक्तिकी कथा सर्वदाही विद्यमान है उनकी

मूर्ति अभिन्न है जब इसप्रकार ज्ञानका उदय होता है तबही जीवगण संपूर्ण प्रकारके दोषोंसे छूटजाते हैं ॥ ४९॥ "इसी ज्ञानसे मोक्ष प्राप्त होता है" वेदान्तशास्त्रमें यह (नगाडेके शब्द) की समान घोषण है जो उसको जानता है वह इस त्रिगुणात्मक संसारसे छूटजाता है इसमें सन्देह नहीं॥ ५०॥ हे महाराज ! ज्ञान दो प्रकारका है तिनमें शाब्दिक ज्ञान प्रथम है वेदशास्त्रार्थविज्ञानसे बुद्धियोगद्वारा उस ज्ञानकी उत्पत्ति होती है॥ ५१॥ इसमे मनुष्यगणोंके बुद्धिकल्पित अनेक वितर्क दिखाई देतेहैं तिनमें कितनेही एक कुतर्कद्वारा कल्पित और कितनेही सुतर्क कल्पित हैं इस वितर्कसे प्राणीगणोंके भ्रमकी उत्पत्ति होती है भ्रमसे बुद्धि नष्ट और बुद्धि नष्टसे ज्ञान नष्ट होता है. हे राजन् ! दूसरे ज्ञानका नाम अनुभव वा अपरोक्ष ज्ञान है यह ज्ञान प्राणीगणोंके पक्षमें अत्यन्त दुर्लभ जानना चाहिये ॥ ५२॥ जब अनुभवकर्ता सद्गुरुके

तज्ज्ञानादेवमोक्षःस्यादितिवेदांतडिंडिमः ॥ योवेदसविमुक्तोऽस्मिन्संसारेत्रिगुणात्मके ॥ ५० ॥ ज्ञानंतुद्विविधंप्रोक्तंशाब्दिकंप्रथमंस्मृतम् ॥ वेदशास्त्रार्थविज्ञानात्तद्भवेद्बुद्धियोगतः ॥ ५१ ॥ विकल्पास्तत्रबहवोभवंतिमतिकल्पिताः ॥ "कुतर्ककल्पिताःकेचित्सुतर्ककल्पिताःपरे ॥ वितर्कैर्विभ्रमोत्पत्तिर्विभ्रमाद्बुद्धिभ्रंशता ॥ बुद्धिभ्रंशाज्ज्ञाननाशःप्राणिनांपरिकीर्तितः ॥" अनुभवाख्यंद्वितीयंतुज्ञानंतद्दुर्लभंनृप ॥ ५२ ॥ तत्तदाप्राप्यतेतस्यवेत्तुःसंगोयदाभवेत् ॥ शब्दज्ञानान्नकार्यस्यसिद्धिर्भवतिभारत ॥ ५३ ॥ तस्मान्नानुभवज्ञानंसंभवत्यतिमानुषम् ॥ अंतर्गतंतमश्छेत्तुंशाब्दबोधोहिनक्षमः ॥ ५४ ॥ यथाननश्यतितमःकृतयादीपवार्तया ॥ तत्कर्मयन्नबंधायसाविद्यायाविमुक्तये ॥ ५५ ॥ आयासायापरंकर्मविद्याऽन्याशिल्पनैपुणम् ॥ शीलंपरहितत्वंचकोपाभावःक्षमाधृतिः ॥ ५६ ॥ संतोषश्चेतिविद्यायाःपरिपाकोज्ज्वलंफलम् ॥ विद्यातपसावाऽपियोगाभ्यासेनभूपते ॥ ५७ ॥

सहित संग होता है तबही वह ज्ञान प्राप्त होसक्ता है क्योंकि शब्दज्ञानसे कार्यसिद्धि नहीं होती है ॥ ५३॥ अतएव इससे अलौकिक अनुभव ज्ञान ( अपरोक्ष ) की उत्पत्ति भी नहीं होसक्ती है. इसी कारण इस ज्ञानके निमित्त महत् परिश्रमका प्रयोजन है. हे राजन् ! जिसप्रकार दीपक न जलाकर उसकी बातसेही अन्धकार नष्ट नहीं होता इसीप्रकार शब्दका बोधमात्र अन्तरका अन्धकार नाश करनेमे समर्थ नहीं होता. जो बन्धनका कारण है उसकोही यथार्थ कर्म और जिससे मुक्ति प्राप्त होतीहै उसकोही यथार्थ विद्या कही जासक्ती है॥ ५४ ॥ ५५॥ अपर सम्पूर्ण कर्म परिश्रमनिमित्त और अपर विद्याके बल शिल्पनैपुण्य मात्र होते है. शीलता, परोपकार, अक्रोध, क्षमा, धैर्य ॥ ५६॥ और संतोष यह सब विद्यावल्लीके उज्ज्वल और सुन्दर फल है. हे राजन् ! विद्या, तपस्या और योगाभ्यासके विना ॥ ५७ ॥

कभी कामादि सम्पूर्ण शत्रुओंका नाश नहीं होता. जीवगणोंका मन स्वभावसेही चञ्चल और दुर्ग्रह है, प्राणीगण सब प्रकारसे मनके वशीभूत हैं अतएव वह उत्तम मध्यम और अधम होकर इस संसारमे विचरण करते है काम क्रोधादि समस्तभाव मनसेही उत्पन्न होते है ॥ ५८ ॥ जब मनको जीत लिया जाता है तब सम्पूर्ण भाव उत्पन्न नहीं होते इसकारण राजासे क्षमा न हुई ॥ ५९ ॥ हे राजन् ! पूर्वमें शुक्राचार्यके अपराध करनेपर ययातिने जिसप्रकार उनको क्षमा किया था निमिराज वशिष्ठऋषिके प्रति उस प्रकार क्षमा करनेमे समर्थ नहीं हुए ॥ नृपसत्तम ययातिने भृगुनन्दन शुक्राचार्यसे शापित होकर क्रोधके वशीभूत उन मुनिको शाप न देकर ॥६०॥ आपही जरा ( बुढापा ) ग्रहण किया था. हे नराधिप ! स्वभावके वशीभूत कोई राजा शान्तभावयुक्त और कोई राजा क्रूर स्वभावयुक्त होताहै॥ ६१॥ अतएव

विनाकामादिशत्रूणांनैवनाशःकदाचन॥"मनस्तुचंचलंराजन्स्वभावादतिदुर्ग्रहम्॥तद्वशःसर्वथाप्राणीत्रिविधोभुवनत्रये॥"कामक्रोधादयोभावाश्चित्तजाःपरिकीर्तिताः॥५८॥तेतदानभवंत्येवयदावैनिर्जितंमनः॥तस्मात्तुनिमिनाराजन्नक्षमाविहितामुनौ॥५९॥यथाययातिनापूर्वंकृताशुक्रेकृतागसि॥भृगुपुत्रेणशप्तोपिययातिर्नृपसत्तमः॥६०॥नशशापमुनिंक्रोधाज्जरांराजागृहीतवान्॥कश्चित्सौम्योभवेत्कश्चित्क्रूरोभवतिपार्थिवः॥६१॥स्वभावभेदान्नृपतेकस्यदोषोऽत्रकल्प्यते ॥ हैहयाभार्गवान्पूर्वंधनलोभात्पुरोहितान् ॥६२॥ ब्राह्मणान्मूलतःसर्वांश्चिच्छिदुःक्रोधमूर्च्छिताः ॥ पातकंपृष्ठतःकृत्वाब्रह्महत्यासमुद्भवम् ॥ ६३ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेषष्ठस्कंधेपंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ जनमेजयउवाच ॥ कुलेकस्यसमुत्पन्नाःक्षत्रियाहैहयाश्चये ॥ ब्रह्महत्यामनादृत्यनिजघ्नुर्भार्गवांश्चये ॥ १ ॥ वैरस्यकारणंतेषांकिंमेब्रूहिपितामह ॥ निमित्तेनविनाक्रोधंकथंकुर्वंतिसत्तमाः ॥ २ ॥

इस विषयमे किसका दोष कहा जासक्ता है ? देखो पूर्वकालमें हैहयगणोंने धनलोभके वशीभूत और क्रोधसे मूर्च्छित होकर भृगुवंशीयपुरोहित ब्राह्मणगणोंको जडसहित नष्ट किया था॥६२॥ अधिक क्या उन क्षत्रियगणोंने ब्रह्महत्याके पापको न देखकर अत्यन्त क्रोधके वशीभूत हो उन ब्राह्मणोंके गर्भमें स्थित बालकोंकोभी छेदन कियाथा ॥६३॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कंधे भाषाटीकायां पञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५॥ जनमेजयने कहा हे भगवन् ! हैहय नामके जिन क्षत्रियगणोंने ब्रह्महत्याके पापको न देखकर भार्गवगणोंको निहत कियाथा उन्होंने किसके वंशमें जन्मग्रहण किया था॥ १॥हे पितामह ! सज्जनगण भारी कारणके विना क्रोध नहीं

करते, अतएव आप उनके क्रोधका कारण क्या है यह कहिये ? ॥ २ ॥ पुरोहित गणोंके सहित उनकी शत्रुता क्यों हुई ? मुझको बोध होता है कि, सामान्य कारणसे क्षत्रियगणोंकी यह शत्रुता नहीं होती ॥ ३ ॥ तो वह निरपराध पूजनीय ब्राह्मणोंको किस कारण निहत करते हैं ? क्षत्रियगण बलवान् होनेपरभी उनके पापसे क्यों नहीं डरते ? ॥ ४ ॥ हे मुनिवर ! कौन क्षत्रियश्रेष्ठ सामान्य अपराधके कारण परमपूज्य विप्रवर्गका विनाश करते हैं ? अतएव हे मुनीन्द्र ! मुझको इस विषयमें संशय उपस्थित हुआ है आप इसका कारण वर्णन कीजिये ॥ ५ ॥ सूतजीने कहा हे ऋषिगण ! जनमेजयके सत्यवती पुत्र व्यासदेवजीसे इसप्रकार पूँछने पर वह अत्यन्त प्रसन्न हुए और मनमें हैहयका वृत्तान्त स्मरण कर वह उपाख्यान वर्णन करने लगे ॥ ६ ॥ उन्होंने कहा हे परीक्षिततनय ! जो मैंने

वैरंपुरोहितैःसार्धंकस्मात्तेषामजायत ॥ नाऽल्पहेतोर्हितद्वैरंक्षत्त्रियाणांभविष्यति ॥ २ ॥ अन्यथाब्राह्मणान्पूज्यान्कथंजघ्नुरनागसः॥ बाहुजाबलवंतोपिपापभीताःकथंनते ॥ ४ ॥ स्वल्पेपराधेकोहन्याद्ब्राह्मणान्क्षत्त्रियर्षभः ॥ संदेहोमेमुनिश्रेष्ठकारणंवक्तुमर्हसि ॥ ५ ॥ सूतउवाच ॥ इतिपृष्टस्तदातेनराज्ञासत्यवतीसुतः ॥ उवाचपरमप्रीतःकथांसंस्मृत्यचेतसा ॥ ६ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुपारिक्षिते वार्तांक्षत्रियाणांपुरातनीम् ॥ आश्चर्यकारिणींसम्यग्विदितांचपुरामया ॥ ७ ॥ कार्तवीर्येतिनाम्नाभूद्धैहयःपृथिवीपतिः ॥ सहस्रबाहुर्बलवानर्जुनोधर्मतत्परः ॥ ८ ॥ दत्तात्रेयस्यशिष्योभूदवतारोहरेरिव ॥ सिद्धःसर्वार्थदःशाक्तोभृगूणांयाज्यएवसः ॥९॥ यज्वापरमधर्मिष्ठःसदादानपरायणः ॥ ददौवित्तंभृगुभ्योऽसौकृत्वायज्ञाननेकशः ॥ १० ॥ धनिनस्तेद्विजाजाताभृगवोनृपदानतः ॥ हयरत्नसमृद्ध्याढ्याःसंजाताःप्रथिताभुवि ॥ ११ ॥ स्वर्यातेनृपशार्दूलेकार्तवीर्यार्जुनेपुनः ॥ हैहयानिर्धनाजाताःकालेनमहतानृप ॥ १२ ॥

पूर्वमें भलीभाँति जाना है क्षत्रियोंका वह अत्यन्त आश्चर्ययुक्त पुरातन उपाख्यान वर्णन करता हूं सुनो ॥ ७ ॥ पूर्वकालमें हैहयवंशमें उत्पन्न सहस्रबाहु, बलवान्, धर्मतत्पर कार्तवीर्यार्जुननामक राजा थे ॥ ८ ॥ वह हरिके अवतार महर्षिदत्तात्रेयके शिष्य और परमाशक्तिके उपासक थे वह योगसिद्ध कहकर सर्वत्र विख्यात और अत्यन्त दान करनेवाले थे किन्तु यह नृपश्रेष्ठ भृगुवंशीय ब्राह्मणगणोंके यजमान थे ॥ ९ ॥ वह यज्ञ करनेवाले परम धर्मनिष्ठ और सर्वदाही दानपरायण थे. उसीके अनुसार अनेकवार यज्ञ करके भार्गवगणोंको बहुत धन दिया था ॥ १० ॥ कार्तवीर्यके दानप्रभावसे वह विप्रगण बहुत अश्व और रत्नादि अनेक ऐश्वर्यसे पृथ्वीमें धनशाली कहकर विख्यात हुए थे ॥ ११ ॥ हे क्षितीन्द्र ! नृपतिश्रेष्ठ कार्त्तवीर्यार्जुनके स्वर्ग जानेपर फिर कालके दुरतिक्रमणीय

प्रभावसे हैहयगण एकबारही निर्धन होगये ॥ १२॥ अनन्तर किसी समय हैहयगणोंको बहुत धनवाला कोई कार्य्य उपस्थित हुआ उन्होने भार्गवगणोंके निकट आय विनयसहित बहुत धनकी प्रार्थना की ॥ १३ ॥ किन्तु विप्रगणोंने अत्यन्त लोभार्त हो "नहीं नहीं" यह कहकर कुछभी उनको धनदान नहीं किया ॥ १४॥ और क्षत्रिय बलपूर्वक धन लेलेंगे इस शंकासे किसी किसीने उत्तम उत्तम बहुमूल्य धन पृथ्वीमे दबा दिया और किसी किसीने ब्राह्मणोको देदिया ॥ १५ ॥ धनलोभी भार्गवगण भयसे विह्वल होकर अपने अपने सम्पूर्ण द्रव्य इसप्रकार स्थानान्तरमें रखकर अपना अपना घर छोड पर्वतादिमें चलेगये ॥ १६॥ लोभसे मोहित ब्राह्मणोने यजमानोको दुःखित देखकरभी धन न दिया किन्तु भयसे सभी गिरिदुर्गका आश्रय कर वास करनेलगे॥ १७॥इसके उपरान्त क्षत्रियश्रेष्ठ हैहयगणोंने दुःखित हो मह

धनकार्यंसमुत्पन्नंहैहयानांकदाचन ॥ याचिष्णवोऽभिजग्मुस्तान्भृगूंस्तेहैहयानृप ॥ १३ ॥ विनयंक्षत्त्रियाःकृत्वाऽप्ययाचंतधनंबहु ॥ नद दुस्तेऽतिलोभार्तानास्तिनास्तीतिवादिनः ॥ १४ ॥ भूमौचनिदधुःकेचिद्भृगवोधनमुत्तमम् ॥ ददुःकेचिद्द्विजातिभ्योज्ञात्वाक्षत्त्रियतोभयम्॥ ॥ १५ ॥ कृत्वास्थानांतरेद्रव्यंब्राह्मणाभयविह्वलाः ॥ त्यक्त्वाऽऽश्रमान्ययुःसर्वेभृगवस्तृष्णयाऽन्विताः ॥ १६ ॥ याज्यांश्चदुःखितान्दृष्ट्वान ददुर्लोभमोहिताः ॥ पलायित्वागताःसर्वेगिरिदुर्गानुपाश्रिताः ॥ १७ ॥ ततस्तेहैहयास्तातदुःखिताःकार्यगौरवात् ॥ भृगूणामाश्रमाञ्जग्मुर्द्र व्यार्थंक्षत्त्रियर्पभाः ॥ १८ ॥ भृगूंस्तुनिर्गतान्वीक्ष्यशून्यांस्त्यक्त्वागृहानथ ॥ चखनुर्भूतलंतत्रद्रव्यार्थंहैहयाभृशम् ॥ १९ ॥ खनताऽधिगतं वित्तंकेनचिद्भृगुवेश्मनि ॥ ददृशुःक्षत्त्रियाःसर्वेतद्वित्तंश्रमकर्शिताः ॥ २० ॥ यत्रतत्रसमुत्पन्नंभूरिद्रव्यंमहीतलात् ॥ तदातेपार्श्वभोगस्थब्राह्म णानांगृहाण्यपि ॥ २१ ॥ निर्भिद्यहैहयाद्रव्यंददृशुर्धनलिप्सया ॥ ब्राह्मणाश्चुकुशुःसर्वेभीताश्चशरणंगताः ॥ २२ ॥ अतिचिन्वत्सुविप्राणां भवनान्निःसृतंबहु ॥ निजघ्नुस्ताञ्छरैःकोपाद्राडवाञ्छरणागतान् ॥ २३ ॥

त्कार्यके अनुरोधसे धन लेनेके निमित्त भार्गवगणोंके गृहमें जाकर ॥ १८ ॥ देखा कि भार्गवगण घर छोड भाग गये है और उनके सम्पूर्ण घर शून्यहुए पडे है तब वह धनप्राप्त होनेके लिये उनके सम्पूर्ण घर खोदने लगे ॥ १९ ॥ और किसी किसीको भार्गवगणोके घरसे धन प्राप्त हुआ अनन्तर समस्त क्षत्रियोको धनप्राप्ति की आशासे इसप्रकार परिश्रम करनेपर ॥ २० ॥ जब पृथ्वीसे अनेकानेक धन प्राप्त होने लगा तब पडोसी अन्य अन्य ब्राह्मणोके घरोको भी ॥ २१ ॥ खोद और विदारण कर धन ढूँढने लगे तब सम्पूर्ण ब्राह्मणगण निरुपाय हो रोते रोते उनकी शरणागत हुए ॥ २२॥ क्षत्त्रियगणोंके भलीभाँति ढूँढनेपर ब्राह्मणोंके घरसे

बहुत धन प्राप्त हुआ तब उन्होंने मिथ्या कहनेके अपराधसे क्रोधित होकर उन शरणागत ब्राह्मणोंको शरोंसे निहत किया ॥ २३ ॥ हे महाराज ! तिसकाल हैहयगण इसप्रकार क्रोधित हुए थे और जिस स्थानमें सम्पूर्ण भार्गव वास करतेथे क्षत्रियगणभी उसी स्थानमें गये और ब्राह्मणोंकी स्त्रियोंके गर्भमें स्थित बालकोंको विदारण कर पृथ्वीमें विचरण करने लगे ॥ २४ ॥ हैहयगण ब्राह्मणोंमें क्या बालक, क्या युवा, क्या वृद्ध जिस किसीको देखते ब्रह्महत्याके पापको परित्यागकर तत्काल तीक्ष्ण बाणोंसे उनको मार डालते ॥२५॥ इसप्रकार ब्राह्मणोंके मूलसहित नष्ट होनेपर हैहयगण उनकी गर्भिणी स्त्रियोंको पकड उनका गर्भ विनाश करने लगे ॥ २६ ॥ पापबुद्धि क्षत्रियोंके गर्भघात करनेपर स्त्रियें दुःखसे कुररीकी समान रोने लगीं ॥ २७॥ तब तीर्थवासी अन्यान्य मुनिगण उन हैहयगणोंको क्रोधसे

ययुस्तेगिरिदुर्गांश्चयत्रवैभृगवःस्थिताः ॥ आगर्भादनुकृंतंतश्चेरुश्चैवमहीमिमाम् ॥ २४ ॥ प्राप्तान्प्राप्तान्भृगून्सर्वान्निजघ्नुर्निशितैःशरैः ॥ आबालवृद्धानपरानवमन्यचपातकम् ॥२५॥ एवमुत्पाटचमानेषुभार्गवेषुयतस्ततः ॥ हन्युर्गर्भाश्चनारीणांगृहीत्वाहैहयाभृशम् ॥२६ ॥ रुरुदुस्ताः स्त्रियःकामंकुरर्यइवदुःखिताः ॥ गर्भाश्चकृंतितातासांक्षत्रियैःपापनिश्चयैः ॥२७॥ अन्येऽप्याहुश्चतान्दृप्तान्मुनयस्तीर्थवासिनः ॥ मुंचंतुक्षत्रियाःक्रोधंब्राह्मणेषुभयावहम् ॥२८॥ अयुक्तमेतदारब्धंभवद्भिःकर्मगर्हितम् ॥ यद्गर्भान्भृगुपत्नीनांनिहन्युःक्षत्रियर्षभाः ॥२९॥ अत्युग्रपुण्यपापानामिहैवफलमाप्नुयात् ॥ तस्माज्जुगुप्सितंकर्मत्यक्तव्यंभूतिमिच्छता ॥३०॥ तानाहुर्हैहयाःक्रुद्धामुनीनथदयापरान् ॥ भवंतःसाधवःसर्वेनाऽर्थज्ञाःपापकर्मणाम् ॥ ३१ ॥ एभिर्हृतंधनंसर्वंपूर्वजानांमहात्मनाम् ॥ वंचयित्वाछलाभिज्ञैर्मार्गेपाटच्चौरैरिव ॥ ३२ ॥ एतेप्रतारकादंभास्तादृशाबकवृत्तयः ॥ उत्पन्नेचमहाकार्येप्रार्थिताविनयेनते ॥ ३३ ॥

उद्दीप्त देखकर कहने लगे हे क्षत्रियो ! तुम ब्राह्मणोंके प्रति जो भयानक क्रोध करते हो वह त्याग करो ॥ २८ ॥ तुम क्षत्रियश्रेष्ठ होकरभी भार्गवगणोंकी स्त्रियोंका गर्भपात करते हो इससे तुम अत्यन्त अयुक्त और अतिनीच कार्यमें प्रवृत्त हुए हो इसमें सन्देह नहीं ॥ २९ ॥ तुम जानते हो कि, जीवगणोंको अत्यन्त भारी पाप और पुण्यकर्मका फल इस लोकमें ही प्राप्त होता है. अतएव कल्याणकी कामना करनेवाले मनुष्योंको अत्यन्त घृणित कर्म त्याग करनाही उचितहै ॥ ३० ॥ अनन्तर परमक्रोधित हैहयगण करुणायुक्त तपोधनोंसे कहने लगे आप सभी साधु है अतएव पापकर्मका यथार्थ अर्थ नहीं जानते ॥ ३१ ॥ इन छलके जाननेवाले भार्गवगणोंने हमारे उदारात्मा पूर्वपुरुषगणोंसे छल करे मार्गमें चोरकी समान सम्पूर्ण धन हरण किया है ॥ ३२ ॥ यह प्रतारक छली और दाम्भिक तथा बगुलेकी समान धर्मशील

है देखो हमारा महत्कार्य उपस्थित होनेसे हमने उनकी प्रार्थना की॥ ३३॥ और पादपरिमाण वृद्धिदान सवाया देना अंगीकार करके भी विनयपूर्वक धनकी प्रार्थना की थी तथापि इन्होने वह न दिया वरन् यजमानोको अत्यन्त दुःखित देखकर भी "नहीं नहीं" यह कहकर चुप हो गये ॥ ३४ ॥ यद्यपि इन्होने कार्त्तवीर्यसे धन प्राप्त किया है किन्तु किसकारण उस धनकी रक्षा की है ? उससे यज्ञ क्यो नहीं किया ? किसनिमित्त याचकगणोको बहुतसा दान न किया ॥ ३५ ॥ ब्राह्मणोको किसी समय कहीं भी धन इकट्ठा करना उचित नहीं है विधिपूर्वक दान और सुखसे भोगनाही उचित है॥ ३६॥ हे द्विजगण ! धनसे चोरभय राजभय और अत्यन्त अग्निभय विशेषकर भयानक धूर्त्तभय विद्यमान रहता है ॥ ३७ ॥ धनका ऐसाही धर्म जानना चाहिये. धन जिसकिसी उपायसेही अपने रक्षकको परित्याग करता है और

नददुःप्रार्थितंविप्राःपादवृद्ध्याऽपियाचिताः ॥ नास्तीतिवादिनःस्तब्धादुःखितान्वीक्ष्ययाज्यकान् ॥ ३४ ॥ धनंप्राप्तंकार्तवीर्याद्रक्षितंकेनहेतुना ॥ नकृताःक्रतवःकिंतैर्दानंचाऽर्थिषुभूरिशः ॥ ३५ ॥ नसंचितव्यंविप्रैस्तुधनंक्वापिकदाचन ॥ यष्टव्यंविधिवद्देयंभोक्तव्यंचयथासुखम् ॥ ३६ ॥ द्रव्येचौरभयंप्रोक्तंतथाराजभयंद्विजाः ॥ वह्नेर्भयंमहाघोरंतथाधूर्तभयंमहत् ॥ ३७ ॥ येनकेनाऽप्युपायेनधनंत्यजतिरक्षकम् ॥ अथवाऽसौमृतोयातिद्रव्यंत्यक्त्वाह्यसद्गतिम् ॥ ३८ ॥ पादवृद्ध्यातथाऽस्माभिःप्रार्थितंविनयान्वितैः ॥ तथापिलोभसंदिग्धैर्नदत्तंनःपुरोहितैः ॥ ३९ ॥ दानंभोगस्तथानाशोधनस्यगतिरीदृशी ॥ दानभोगौकृतीनांचनाशःपापात्मनांकिल ॥ ४० ॥ नदातानचयोभोक्ताकृपणोगुप्तितत्परः ॥ राज्ञाऽसौसर्वथादंड्योवंचकोदुःखभाङ्नरः ॥ ४१ ॥

भी देखो धनकी रक्षा करनेवाला व्यक्ति जब मरजाता है तब उनको अवश्यही वह त्याग करना पडता है यदि धनवान् प्राणत्याग करनेके पहले उपार्जित धनसे सद्गतिसाधक यागादिका अनुष्ठान करे तो अवश्यही सद्गति प्राप्त करनेमें समर्थ होता है. किन्तु ऐसा न करनेसे वह विफल धनत्यागपूर्वक असद्गति लाभ करता है इसमे सन्देह नहीं ॥ ३८॥ हमने पादपरिमाण कसीद सवाया व्याज दान करना स्वीकार करके विनयसहित महत्कार्यके निमित्त प्रार्थना की तथापि लोभके वशीभूत हो हमारे पुरोहितोने हमको वह न दिया ॥ ३९ ॥ हे महर्षिगण ! दान, भोग और विनाश धनकी यह तीन गति है तिनमे पुण्यवान् मनुष्य दान और भोगसे धनकी सफलता प्राप्त करते है और पापात्माओका धन वृथाही नष्ट होजाता है ॥ ४० ॥ जो दाताभी नहीं और भोक्ता भी नहीं केवल धनकी रक्षा करनेमे तत्पर और कृपण है

राजा लोग उन दुःखभोगनेवाले आत्मवंचक मनुष्योंको भलीभाँति दण्ड दें ॥ ४१ ॥ हम इसी कारण गुरु होनेपरभी इन वंचक ब्राह्मणाधमगणोंको विनाश करनेमें प्रवृत्त हुए है. हे महर्षिगण ! आप महात्मा है अतएव यह सम्पूर्ण जानकर उससे क्रोध न कीजिये ॥ ४२ ॥ व्यासजीने कहा, हैहयगण मुनियोंको इसप्रकार हेतुयुक्त वाक्यसे समझाकर भार्गवोकी स्त्रियोको ढूंढते विचरण करने लगे ॥ ४३ ॥ भार्गवोकी स्त्रियें भयसे कातर और अत्यन्त कृशाङ्गी हो कॉपते कॉपते और रोते रोते हिमाचलमें जाय वास करने लगीं ॥ ४४ ॥ इसीप्रकार वह विप्रगण अर्थलोलुप क्रोधसे उद्दीप्त पापबुद्धि हैहयगणोसे अत्यन्त पीडित होकर मरने लगे ॥ ॥ ४५ ॥ हे राजन् ! पूर्वमुनि कहते है कि, लोभही मनुष्योके देहमें स्थित महान् शत्रु है. लोभही समस्त दुःखोंकी खान है. लोभही सम्पूर्ण पापोंकी जड है.

तस्माद्वयंगुरूनेतान्वंचकान्ब्राह्मणाधमान्॥ हंतुंसमुद्यताःसर्वेनक्रोद्धव्यंमहात्मभिः॥४२॥व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वाहेतुमद्वाक्यंतानाश्वास्यमुनीनथ॥ विचेरुश्चविचिन्वानाभृगुदारानेकशः ॥ ४३ ॥ भयार्ताभृगुपत्न्यस्तुहिमवंतंधराधरम् ॥ प्रपेदिरेरुदंत्यश्चवेपमानाःकृशाभृशम्॥४४॥ एवंतेहैहयैर्विप्राःपीडिताधनकामुकैः ॥ निहताश्चयथाकामंसंरब्धैःपापकर्मभिः॥४५॥लोभएवमनुष्याणांदेहसंस्थोमहारिपुः ॥ सर्वदुःखाकरःप्रोक्तोदुःखदःप्राणनाशकः ॥४६॥ सर्वपापस्यमूलंहिसर्वदातृष्णयान्वितः ॥ विरोधकृत्त्रिवर्णानांसर्वार्तिःकारणंतथा॥४७॥ लोभात्त्यजंतिधर्मंवैकुलधर्मंतथैवहि ॥ मातरंभ्रातरंहंतिपितरंबांधवंतथा ॥४८॥ गुरुंमित्रंतथाभामंपुत्रंचभगिनींतथा ॥ लोभाविष्टोनकिंकुर्यादकृत्यंपापमोहितः ॥ ४९ ॥ क्रोधात्कामादहंकाराल्लोभएवमहारिपुः ॥ प्राणांस्त्यजतिलोभेनकिंपुनःस्यादनावृतम् ॥ ५० ॥ पूर्वजास्तेमहाराजधर्मज्ञाःसत्पथेस्थिताः ॥ पांडवाःकौरवाश्चैवलोभेननिधनंगताः ॥ ५१ ॥

लोभही सम्पूर्ण दुःखोका कारण और लोभहीसे प्राण नष्ट होनेकी सम्भावना है ॥ ४६ ॥ लोभहीके कारण ब्राह्मणादि वर्णोंमें सदा विरोध उपस्थित होता है और लोभहीके द्वारा मनुष्यगण विषयकी तृष्णासे व्याकुल होते है ॥ ४७ ॥ मनुष्यगण लोभहीके कारण धर्म कर्म और कुल क्रमागत आचार व्यवहार परित्याग करते है और लोभहीके कारण पिता, माता, भ्राता, बन्धु, गुरु ॥ ४८ ॥ मित्र, पुत्र, भगिनी और भगिनीपति इत्यादिको विनाश करते हैं बहुत क्या लोभयक्तको पापसे मोहित होनेपर उनको अकार्य नहीं रहता ॥ ४९ ॥ क्रोध काम और अहंकार इनसे भी लोभ प्रवल महान् शत्रु है. हे राजन् ! लोभी जीवगण प्राणपर्यन्त त्याग करते है. इस लोभका अनिष्टकारित्व विषयमें कहनेका फिर क्या शेष रहा ? ॥ ५० ॥ हे महाराज ! आपके पूर्वपुरुष पांडव और

कौरवगण धार्मिक औरसत्पथावलम्बीथे किन्तुलोभके वशीभूत होकर वह मृत्युको प्राप्त हुए॥५१॥देखो जिस स्थानमें भीष्म,द्रोण,कृपाचार्य,कर्ण,बाह्लिक, भीमसेन युधिष्ठिर,अर्जुन और केशव यह सब महात्माथे॥५२॥उस स्थानमे भी लोभके कारण परस्पर अत्यन्त घोर युद्ध और कुटुम्बका नाश हुआ था॥५३॥इससे भीष्म द्रोण और पाण्डवगणोंके पुत्रगण भ्रातृगण औरपितृगण सबही युद्धमें निहत हुए थे॥५४॥अतएव लोभके वशीभूत हो मनुष्यगण क्या कार्य नहीं करतेहै ? हेराजन्! इसी लोभके कारण पापबुद्धि हैहयगणोने भृगुवशीयगणोको मारा था ॥५५॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ जनमेजयने कहा हे मुनिवर।उन ब्राह्मणोकी स्त्रियोंने किस प्रकार इस अपार दुःखसागरसे निस्तार पाया और किसप्रकार इन ब्राह्मणोंका वश पुनर्वारपृथ्वीमें प्रतिष्ठित

यत्रभीष्मश्चद्रोणश्चकृपःकर्णश्चबाह्लिकः ॥ भीमसेनोधर्मपुत्रस्तथैवाऽर्जुनकेशवौ ॥ ५२ ॥ तथापियुद्धमत्युग्रंकृतंतैश्चपरस्परम् ॥ कुटुंबकदनंभूरिकृतंलोभातुरैरिह ॥ ५३ ॥ हतोद्रोणोहतोभीष्मस्तथैवपांडवात्मजाः ॥ भ्रातरःपितरःपुत्राःसर्वेवैनिहतारणे ॥ ५४ ॥ तस्माल्लोभाभिभूतस्तुकिंनकुर्यान्नरःकिल ॥ हैहयैर्निहताःसर्वेभृगवःपापबुद्धिभिः ॥ ५५ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेषष्ठस्कंधेषोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ जनमेजयउवाच ॥ कथंताश्चस्त्रियःसर्वाभृगूणांदुःखसागरात् ॥ मुक्तावंशःपुनस्तेषांब्राह्मणानांस्थिरोऽभवत्॥ १॥हैहयैःकिंकृतंकार्यंहत्वातान्ब्राह्मणानपि ॥ क्षत्त्रियैर्लोभसंयुक्तैःपापाचारैर्वदस्वतत् ॥२॥ नतृप्तिरस्तिमेब्रह्मन्पिबतस्तेकथामृतम् ॥ पावनंसुखदंनृणांपरलोकेफलप्रदम् ॥३॥व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिकथांपापप्रणाशिनीम् ॥ यथास्त्रियस्तुतामुक्तादुःखात्तस्माद्दुरत्ययात् ॥४॥ भृगुपत्न्योयदाराजन्हिमवंतंगिरिंगताः ॥ भयत्रस्तानिभग्नाशाहैहयैःपीडिताभृशम् ॥५ ॥ गौरींतत्रतुसंस्थाप्यमृन्मयींसरितस्तटे ॥ उपोपणपराश्चक्रुर्निश्चयंमरणंप्रति ॥ ६ ॥

हुआ ॥ १ ॥ उन पापाचारी क्षत्रियाधम लोभके वशीभूत हुए हैहयगणोंने ब्राह्मणोंका विनाश करके फिर क्या किया आप यह सम्पूर्ण विषय वर्णन करके मेरा कौतूहल चारितार्थ कीजिये॥२॥हे तपोनिधे! मनुष्यगणोको इस लोकमें सुखप्रद और परलोकमे पुण्यफलका देनेवाला अतिपवित्र आपका वचनामृत श्रवणाञ्जलि पुटसे पान करके मेरी तृप्ति नहीं हुई ॥३ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! भृगुपत्नीगणोने जिसप्रकार उस कठोर दुस्तर दुःखसागरसे छुटकारा पाया था मै आपके निकट उसी पापनाश पवित्र उपाख्यानको वर्णन करता हूं श्रवण करो॥४॥हैहयगणोके ब्राह्मणोंकी स्त्रियोको अत्यन्त पीडित करनेपर फिर वह भयसे विह्वल और हताश होकर हिमाचलमे चलीं गई ॥५॥ तब उन सबोने उस पर्वतमे गंगाके तटपर मृन्मयी गौरीकी मूर्ति बनाय उसकी पूजा की और मनमे मरना निश्चय कर

उपवास करनेलगीं ॥ ६ ॥ अनन्तर जगदम्बिका देवीने उन धर्मपरायण स्त्रियोंके सामने स्वप्नमें प्रगट होकर कहा कि, तुममें किसीके ऊरुसे मेरे अंशसम्भूत एक सन्तान उत्पन्न होगी ॥ ७ ॥वह पुरुष तुम्हारा सम्पूर्ण कार्य करेगा,देवी भगवती यह कहकर अन्तर्धान होगई ॥ ८ ॥ अनन्तर वह स्त्रिये जागरित हो अतिहर्षको प्राप्त हुई उनमेंसे एक अतिचतुर कामिनीने क्षत्रियोंके भयसे उद्विग्न हो॥ ९ ॥कुलकी वृद्धिके निमित्त एक ऊरुसे गर्भ धारण किया अनन्तर उसकी देह तेजसे प्रदीप्त होगई तब उसने भयसे विह्वल हो भागनेकी इच्छा की ॥ १० ॥क्षत्रियगण उस ब्राह्मणीको देखकर अतिवेगसे उसके पीछे दौडे और कहने लगे कि, देखो यह गर्भवती ब्राह्मणकी स्त्री शीघ्र भागी जाती है इसको पकडो और इसका प्राण नष्ट करो ॥ ११ ॥ वह सभी यह कह खड्ग धारणपूर्वक उसके निकट उपस्थित हुए तब वह कामिनी उनको आता हुआ देख भयसे रोने लगी ॥ १२॥ वह भयातुर हो गर्भकी रक्षाके निमित्त जब चीत्कार करने लगी तब गर्भस्थित बालक जननीको

स्वप्नेगत्वातदादेवीप्राहताःप्रमदोत्तमाः॥युष्मासुमध्येकस्याश्चिद्भविताचोरुजःपुमान्॥७॥मदंशशक्तिसंभिन्नःसवःकार्यंविधास्यति॥इत्यादिश्य परांबासापश्चादंतर्हिताभवत्॥८॥जागृतास्तुततःसर्वामुदमापुर्वरांगनाः॥काचित्तासांभयोद्विग्नाकामिनीचतुराभृशम्॥९॥ दधारचोरुणैकेनगर्भं साकुलवृद्धये॥पलायनपराद्दष्टाक्षत्त्रियैर्ब्राह्मणीयदा॥१०॥विह्वलातेजसायुक्ताज्वलंतीदुद्रुवुर्भृशम्॥गृह्णतांवध्यतांनारीसगर्भायातिसत्वरा॥११॥ इतिब्रुवंतःसंप्राताःकामिनींखड्गपाणयः ॥ साभयार्तातुतान्दृष्ट्वारुरोदसमुपागतान् ॥ १२ ॥ गर्भस्यरक्षणार्थंसाचुक्रोशाऽतिभयातुरा ॥ रुदतीं मातरंश्रुत्वादीनांत्राणविवर्जिताम् ॥ १३ ॥ निराधारांक्रंदमानांक्षत्त्रियैर्भृशतापिताम् ॥ गृहीतामिवसिंहेनसगर्भांहारिणींतथा ॥ १४ ॥ साश्रुनेत्रां वेपमानांसंक्रुध्यबालकस्तदा ॥ भित्त्वोरुंनिर्जगामाऽऽशुगर्भःसूर्यइवाऽपरः ॥१५॥ मुष्णन्दृष्टीःक्षत्त्रियाणांतेजसाबालकःशुभः॥दर्शनाद्बालकस्याऽऽशुसर्वेजाताविलोचनाः॥१६॥बभ्रमुर्गिरिदुर्गेषुजन्मांधाइवक्षत्त्रियाः ॥ चिंतितंमनसासर्वैःकिमेतदितिसांप्रतम् ॥१७॥ सर्वेचक्षुर्विहीनायज्जाताःस्मबालदर्शनात् ॥ ब्राह्मण्यास्तुप्रभावोऽयंसतीव्रतबलंमहत् ॥१८॥ क्षणाद्धामोघसंकल्पाःकिंकरिष्यंतिदुःखिताः ॥ इतिसंचिन्त्यमनसानेत्रहीनानिराश्रयाः ॥ १९ ॥

निराश्रय दीन कातर ॥ १३॥ अश्रुनयना और भयसे कम्पायमान रक्षकविहीन और अत्यन्त क्षत्रियोंसे पीडित देखकर और सिंहसे आक्रान्त गर्भवती हारिणीकी समान ॥ १४ ॥ रोते हुए सुनकर क्रोधपूर्ण होकर जननीका ऊरुदेश विदीर्ण कर दूसरे सूर्यके समान सहसा निकला ॥ १५॥ उस शोभायमान बालकने अपने तेजसे क्षत्रियोंकी दर्शनशक्ति लोप करदी तब हैहयगण उस बालकको देखकर तत्काल सभी अन्धे होगये ॥ १६॥ अनन्तर वह जन्मान्धकी समान पर्वतकी खोहमें विचरण करने लगे और मनमें चिन्ता करके कहने लगे कि, हमको एक दैवदुर्विपाक प्रारब्धका फल उपस्थित हुआ ॥ १७ ॥ बालकको देखतेही हम सब अन्धे होगये ॥ अहो ! इन स्त्रियोंका प्रभाव और इनके पातिव्रत्य धर्मका महत् फल है इसमें सन्देह नहीं ॥ १८ ॥ हमने ब्राह्मणोंकी स्त्रियोंको पीडित

किया है इससे वे अत्यन्त दुःखित हुई है अब नहीं जानते कि यह सत्यसंकल्प स्त्रियें हमारा और क्या अनिष्ट करेंगी?वह भ्रान्तचित्त नेत्रहीन और निराश्रय क्षत्रियगण मनमें इसप्रकार चिन्ताकर ॥ १९ ॥ उसी स्त्रीकी शरणागत हुए वह स्त्री फिर उनको आता आतु देख अत्यन्त भीत हुई किन्तु वह उस पतिव्रता स्त्रीको हाथ जोड प्रणाम कर॥ २० ॥अपनी दृष्टिकी प्राप्तिके निमित्त कहने लगे हे मातः ! हम आपके सेवक हैं आप प्रसन्न हूजिये ॥ २१॥ हे कल्याणि ! हम पापिष्ठ क्षत्रिय हैं हमने आपके बहुत अपराध किये हैं हे सुन्दरि ! हम आपके केवल दर्शनमात्रसेही अन्धे हुए हैं ॥ २२ ॥ हे कोपने ! हम जन्मान्धकी समान आपका मुखकमल नहीं देखसक्ते । हे जननि !आपका तपोवीर्य अद्भुत है हम पापकारी हैं अतएव किसी प्रकार इस विषयका प्रतीकार करनेमें समर्थ नहीं होंगे॥ २३ ॥इस कारण अब केवल आपहीकी शरणागत हुए हैं आप हमको नेत्रप्रदान कर हमारे मानकी रक्षा करनेवाली हे मातः! अन्धत्व मरनेकी अपेक्षा भी भारी है अतएव,आप हमारे ऊपर कृपा कीजिये

ब्राह्मणीशरणंजग्मुर्हैहयागतचेतसः ॥ प्रणेमुस्तांभयत्रस्तांकृतांजलिपुटाश्चते ॥ २० ॥ ऊचुश्चैनांभयोद्विग्नांदृष्ट्यर्थंक्षत्रियर्षभाः ॥ प्रसीदसुभगे मातःसेवकास्तेवयंकिल ॥२१॥ कृतापराधाःभीरुक्षत्रियाःपापबुद्धयः ॥ दर्शनात्तवतन्वंगिजाताःसर्वेविलोचनाः ॥२२ ॥ मुखंतेनैवपश्यामो जन्मांधाइवभामिनि ॥ अद्भुतंतेतपोवीर्यंकिंकुर्मःपापकारिणः ॥२३॥ शरणंतेप्रपन्नाःस्मोदेहिचक्षूंषिमानदे ॥ अंधत्वंमरणादुग्रंकृपांकर्तुंत्वमर्हसि ॥२४॥ पुनर्दृष्टिप्रदानेनसेवकान्क्षत्रियान्कुरु ॥ उपरम्यचगच्छेमसहिताःपापकर्मणः ॥ २५ ॥ अतःपरंनकर्तव्यमीदृशंकर्मकर्हिचित ॥ भार्गवाणांतुसर्वेषांसेवकाःस्मोवयंकिल ॥ २६ ॥ अज्ञानाद्यत्कृतंपापंक्षंतव्यंतत्त्वयाऽधुना ॥ वैरंनातःपरंक्वापिभृगुभिःक्षत्त्रियैःसह ॥ २७ ॥ कर्तव्यंशपथैःसम्यग्वर्तितव्यंतुहैहयैः ॥ सपुत्राभवसुश्रोणिप्रणताःस्मोवयंचते ॥२८॥प्रसादंकुरुकल्याणिनद्विष्यामःकदाचन॥व्यासउवाच ॥ इतितेषांवचःश्रुत्वाब्राह्मणीविस्मयान्विता॥२९॥ तानाहप्रणतान्दुःस्थानाश्वास्यगतलोचनान्॥गृहीतानस्मयादृष्टिर्युष्माकंक्षत्त्रियाःकिल॥३०॥

॥ २४॥ आप फिर देखनेकी शक्ति दानकर क्षत्रियोंको अनुग्रहपूर्वक दास कीजिये. हम दृष्टिशक्तिके प्राप्त होनेपर सभी इस पापकर्मसे विरत हो घरको चले जायेंगे ॥ २५ ॥ अभीसे फिर हम ऐसा नीचकर्म कभी न करेंगे अबसे हम सभी ब्राह्मणोंके सेवक होकर रहेंगे ॥ २६ ॥ हमने अज्ञानवश जो सम्पूर्ण पाप किये हैं आप वह समस्त क्षमा कीजिये हम प्रतिज्ञा करके कहते हैं कि, आजसे ब्राह्मणोंके संग फिर क्षत्रियोंकी कुछ भी शत्रुता नहीं रहेगी ॥ २७॥ हे नितम्बिनि ! आप पुत्रके सहित सुखपूर्वक काल व्यतीत कीजिये हम आपके निकट सदाही प्रणत हैं ॥ २८ ॥ हे कल्याणि ! आप प्रसन्न हूजिये हम अब कभी विद्वेषभाव नहीं करेंगे. व्यास जीने कहा हे महाराज ! ब्राह्मणोंकी स्त्री उनके यह वचन सुन आश्चर्ययुक्त चित्तसे ॥ २९ ॥ उन दुर्दशायुक्त प्रणत अन्धे क्षत्रियगणोंको समझाकर कहने लगी

क्षत्रियगण। मैंने तुम्हारी दृष्टि हरण नहीं की॥ ३० ॥अथवा हम तुम्हारे प्रति सन्तुष्टभी नहीं हुई तुम इस समय इसका यथार्थ कारण सुनो यह ऊरुजात भृगुकुलोत्पन्न सन्ता
न तुम्हारे प्रति अत्यन्त प्रकुपित हुई है ॥ ३१ ॥ इसी कारण इस क्रोधपूर्वक बालकने तुम्हारे सम्पूर्ण नेत्र स्तम्भित किये है तुमने धनकी इच्छासे इस बालकके
परम आत्मीय निरपराध धर्मतत्पर तापसगणोंको और गर्भमें स्थित भार्गवगणोको भी निहत किया है वह यह बालक जानगया है ॥ ३२॥ हे वत्सगण ! जब तुमने
भृगुवंशीय गर्भस्थित बालकगणोको भी विनाश करना आरम्भ किया था॥ ३३ ॥ तब मैंने ऊरुदेशमें इस बालकको सौ वर्षपर्यन्त धारण किया था इस बालकने
गर्भमे स्थित होकर भृगुवंशकी वृद्धिके निमित्त थोडेही समयमे पडंगसमस्त वेदअध्ययन किये है ॥ ३४ ॥ यह वंशवृद्धिको गर्भमें रहा है इस समय यह भृगु सन्तान
पितृवधके क्रोधसे प्रदीप्त हो तुम्हारे विनाशके लिये उद्यत हुई है ॥ ३५ ॥ जिसके दिव्यतेजसे तुम्हारी दृष्टिशक्ति नष्ट हुई है वही यह हमारा पुत्र भगवती भुवने

नाऽहंरुषान्वितासत्यंकारणंशृणुताऽद्यवत् ॥ अयंचभार्गवोनूनमूरुजःकुपितोऽद्यवः ॥३१॥ चक्षूंषितेनयुष्माकंस्तंभितानिरुषावता ॥ स्ववधू
न्निहताञ्ज्ञात्वागर्भस्थानपिक्षत्त्रियैः ॥ ३२ ॥ अनागसोधर्मपरांस्तापसान्धनकाम्यया ॥ गर्भानपियदायूयंभृगूनघ्नंस्तुपुत्रकाः ॥ ३३ ॥
तदायमूरुणागर्भोमयावर्षशतंधृतः ॥ षडंगश्चाखिलोवेदोगृहीतोनेनचांजसा ॥ ३४ ॥ गर्भस्थेनाऽपिबालेनभृगुवंशविवृद्धये ॥ सोपिपितृवधा
न्नूनंक्रोधेद्धोहंतुमिच्छति ॥३५॥ भगवत्याःप्रसादेनजातोऽयंममबालकः ॥ तेजसायस्यदिव्येनचक्षूंपिसुपितानिच ॥३६॥ तस्मादौर्वंसुतंमेऽ
द्ययाचध्वंविनयान्विताः ॥ प्रणिपातेनतुष्टोऽसौदृष्टिंवःप्रतिमोक्ष्यति ॥ ३७ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्याहैहयास्तुष्टुवुश्चतम् ॥
प्रणेमुर्विनयोपेताऊरुजंमुनिसत्तमम् ॥ ३८ ॥ ससंतुष्टोबभूवाऽथतानुवाचविचक्षुषः ॥ गच्छध्वंस्वगृहान्भूपाममाख्यानकृतंवचः ॥ ३९ ॥
अवश्यंभाविभावास्तेभवंतिदेवनिर्मिताः ॥ नाऽत्रशोकस्तुकर्तव्यःपुरुषेणविजानता ॥ ४० ॥

श्वरीके प्रसादसे उत्पन्न हुआ है, जिसके दिव्यतेजसे तुम्हारे नेत्र अंधे होगये है ॥ ३६ ॥ इस समय तुम विनययुक्त होकर मेरे इस और्व ( ऊरुजात )
पुत्रके निकट याचना करो यह सन्तान प्रणिपातद्वारा सन्तुष्ट होकर तुमको दृष्टि प्रदान करेगी ॥ ३७ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज। हैहयगण ब्राह्मणीका
यह वचन सुननेके पश्चात् भार्गवसन्तानका स्तव करने लगे. उन्होंने विनयान्वित हो ऊरुजात उस मुनिसत्तमको प्रणाम किया ॥ ३८ ॥ तब और्वऋषिने
सन्तुष्ट हो उन नेत्रहीन हैहयगणोसे कहा तुम अपने अपने घर जाओ. हे भूपालगण ! तुम मेरे इस उपाख्यानसे प्राप्त वक्ष्यमाण वचनका
पाठ करना ॥ ३९ ॥ जो देवनिर्मित और अवश्यम्भावी है यह अवश्यही होगा यह जानकर किसीकोभी इस विषयमे शोक करना उचित नहीं है ॥ ४० ॥

अवसे ऋषिगणभी पूर्वकी समान सुखको प्राप्त होंगे और तुम पूर्वकी समान दृष्टि प्राप्तकर क्रोधत्यागपूर्वक यथासुखसे अपने अपने घर जाओ ॥ ४१ ॥ महर्षि और्वके इसप्रकार आज्ञा करनेपर हैहयगण नेत्र प्राप्त कर इच्छानुसार अपने अपने घरको चलेगये ॥ ४२ ॥ इधर ब्राह्मणीभी उस तेजस्वी दिव्य पुत्रको लेकर अपने आश्रममे जाय सावधानतासे उसको पालने लगी ॥ ४३ ॥ हे राजन्! यह मैंने आपके निकट भार्गवगणोंके विनाशका वृत्तान्त और लोभयुक्त क्षत्रियगणोने जिसप्रकार पाप कर्म किया था वह सम्पूर्ण वर्णन किया ॥ ४४ ॥ जनमेजयने कहा हे तपोधन! मैने क्षत्रियोंका अत्यन्त दारुण कर्मका विषय श्रवणकर जाना कि, इसविषयमे एक मात्र लोभही कारण है और लोभसेही दोनोंको इसीप्रकार दुःख हुआहै ॥ ४५ ॥ हे मुनीन्द्र मै आपसे इसविषयमे कुछ पूँछनेकी इच्छा करता हूं यह राजपुत्र पृथ्वीमे हैहय नामसे

पूर्ववदृषयः सर्वेप्राप्नुवंतुयथासुखम् ॥ व्रजंतुविगतक्रोधाभवनानियथासुखम् ॥ ४१ ॥ इतितेनसमादिष्टाहैहयाःप्राप्तलोचनाः ॥ और्वं मामंत्र्यजग्मुस्तेसदनानियथारुचि ॥ ॥४२॥ ब्राह्मणीतंसुतंदिव्यंगृहीत्वास्वाश्रमंगता ॥ पालयामासभूपालंतेजस्विनमतंद्रिता ॥४३॥ एवंते कथितंराजन्भृगूणांतुविनाशनम् ॥ लोभाविष्टैःक्षत्त्रियैश्चयत्कृतंपातकंकिल ॥४४॥ जनमेजयउवाच ॥ श्रुतंमयामहत्कर्मक्षत्त्रियाणांचदारुणम् ॥ कारणंलोभएवाऽत्रदुःखदश्चोभयोस्तुसः ॥ ४५ ॥ किंचित्प्रष्टुमिहेच्छामिसंशयंवासवीसुत ॥ हैहयास्तेकथंनाम्नाख्याताभुविनृपात्मजाः ॥४६॥ यदोस्तुयादवाःकामंभरताद्भारतास्तथा ॥ हैहयःकोऽपिराजाभूत्तेषांवंशेप्रतिष्ठितः ॥४७॥ तदहंश्रोतुमिच्छामिकारणंकरुणानिधे ॥ हैहयास्तेकथंजाताःक्षत्त्रियाःकेनकर्मणा ॥४८॥ व्यासउवाच ॥ हैहयानांसमुत्पत्तिंशृणुभूपसविस्तराम् ॥ पुरातनांसुपुण्यांचकथांपापप्रणाशिनीम् ॥४९॥ कस्मिंश्चित्समयेभूपसूर्यपुत्रःसुशोभनः ॥ रेवंतेतिचविख्यातोरूपवानमितप्रभः ॥५०॥ उच्चैःश्रवसमारुह्यहयरत्नंमनोहरम् ॥ जगामविष्णुसदनंवैकुंठंभास्करात्मजः ॥ ५१ ॥ भगवद्दर्शनाकांक्षीहयारूढोयदागतः ॥ हयस्थस्तुतदादृष्टोलक्ष्म्याऽसौरविनंदनः ॥ ५२ ॥

क्यों विख्यात हुए? ॥ ४६ ॥ क्षत्रियगणोंमें कितनेही एक यदुकुलोत्पन्न कहकर यादव और कितनेही एक भरतोत्पन्न कहकर भारत नामसे विख्यात हुए हैं किन्तु इनके वंशमें हैहयनामक किस राजाने जन्म लिया था ॥ ४७ ॥ अथवा यह क्षत्रियगण अन्य किसी कर्मद्वारा हैहय नामसे विख्यात हुए, मै उसका कारण सुननेकी अत्यन्त इच्छा करताहूं आप कृपाकरके वह वर्णन कीजिये ॥ ४८ ॥ व्यासजीने कहा हे भूपते! मैं आपके निकट हैहयगणोंकी उत्पत्तिका वृत्तान्त विस्तारपूर्वक वर्णन करताहूं श्रवण करो इस पुरातन कथाके सुननेसे पापसमूह नष्ट होकर पुण्यका उदय होताहै ॥ ४९ ॥ हे राजन्! किसीसमय अपारिमितप्रभावयुक्त रूपवान् और सुशोभन रेवन्त नामक ॥ ५० ॥ सूर्यके पुत्र मनोहर घोडोंमें श्रेष्ठ उच्चैःश्रवापर चढकर विष्णुके घर वैकुण्ठधाममें गये थे ॥ ५१ ॥ वह जब भगवान्के दर्शनाभिलाषी होकर

गये तब लक्ष्मीदेवीने इस सूर्यके पुत्रको देखा ॥ ५२ ॥ क्षीराब्धितनया रमादेवी सागरोत्पन्न सहोदर अश्वश्रेष्ठके मनोहररूपको अवलोकनपूर्वक आश्चर्ययुक्त हो इकटक देखती रही ॥ ५३ ॥ निग्रहानुग्रहमे समर्थ भगवान् विष्णु मनोहररूपयुक्त रेवन्तको घोड़ेपर चढेहुए आता देखकर विनयसहित लक्ष्मीसे पूँछनेलगे॥ ५४॥ हे सुन्दरि ! दूसरे कामदेवकी समान कौन पुरुषश्रेष्ठ त्रिभुवनको मोहित करता घोडेपर चढाहुआ आरहा है ॥ ५५ ॥ तिस समय लक्ष्मीदेवी दैवयोगसे एकाग्रमनसे देखरहीं थीं इसप्रकार भगवान्के वारंवार पूँछनेपरभी उन्होने कोई उत्तर न दिया ॥ ५६ ॥ चंचलादेवी लक्ष्मी अश्वको अतिआसक्तचित्त और अत्यन्त मोहित हो परमप्रेमके वशीभूत स्थिरनेत्रसे देख रही है ॥ ५७ ॥ भगवान् यह देखकर कुपित हुए और उनसे कहा कि हे सुलोचने ! क्या देखती हो तुम अश्वको देखकर

रमावीक्ष्यहयंदिव्यंभ्रातरंसागरोद्भवम् ॥ रूपेणविस्मितातस्यतस्थौस्तंभितलोचना॥५३॥भगवानपितंदृष्ट्वाहयारूढंमनोहरम्॥ आगच्छंतंरमां विष्णुःपप्रच्छप्रणयात्प्रभुः॥५४॥कोऽयमायातिचार्वंगिहयारूढइवाऽपरः॥स्मरतेजस्तनुःकान्तेमोहयन्भुवनत्रयम्॥५५॥ प्रेक्षमाणातदालक्ष्मी स्तच्चित्तादैवयोगतः ॥ नोवाचवचनंकिंचित्पृष्टाऽपिचपुनःपुनः ॥५६॥ व्यासउवाच ॥ अश्वासक्तमतिंवीक्ष्यकामिनीमतिमोहिताम् ॥ पश्यं तीपरमप्रेम्णाचंचलाक्षीचचंचलाम् ॥ ५७॥ तामाहभगवान्क्रुद्धःकिंपश्यसिसुलोचने ॥ मोहिताचहरिंदृष्ट्वापृष्टानैवाऽभिभाषसे ॥५८॥ सर्वत्र रमसेयस्माद्रमातस्माद्भविष्यसि ॥ चंचलत्वाच्चलेत्येवंसर्वथैवनसंशयः ॥ ५९ ॥ प्राकृताचयथानारीनूनंभवतिचंचला ॥ तथात्वमपिकल्या णिस्थिरानैवकदाचन॥६०॥त्वंहयंमत्समीपस्थासमीक्ष्ययदिमोहिता ॥ वडवाभववामोरुमर्त्यलोकेऽतिदारुणे॥६१॥ इतिशप्तारमादेवीहरिणा दैवयोगतः॥रुरोदवेपमानासाभयभीताऽतिदुःखिता॥६२॥तमुवाचरमानाथंशंकिताचारुहासिनी॥प्रणम्यशिरसादेवंस्वपतिंविनयान्विता ६३॥

इसप्रकार मोहित हुई हो कि मेरे पूँछनेपरभी बात नहीं कहती ॥५८॥तुम सर्वत्र रमण करती हो इसकारण रमानामसे और तुम्हारा मन अत्यन्त चंचलहै इसकारण चंचलानामसे विख्यात होगी ॥५९॥हे कल्याणि। प्राकृत स्त्रियें जिसप्रकार चंचलहै तुमभी उसीप्रकार चंचल होगी, कही कभी स्थिर न रहसकोगी॥६०॥तुम मेरे समीप अवस्थित होकरभी जिसप्रकार घोडेको देखकर मोहित हुईहो तब तुम दारुण क्लेशयुक्त मर्त्यलोकमे घोडी हो जन्म ग्रहण करो॥६१॥रमादेवी दैवयोगसे हरिसे इसप्रकार शाप पाय भय और दुःखसे कम्पायमान हो रोनेलगी ॥६२॥ तब चारुहासिनी रमादेवी शंकित और विनययुक्त हो प्रणामपूर्वक अपने पति नारायणसे

कहने लगी॥६३॥हे देवदेव! हे गोविन्द! आप जगत्के नाथ और दयाके समुद्र है अल्प अपराधहीके कारण मुझको क्यो यह शाप दिया? ॥६४॥ हे प्रभो! मैंने आपको ऐसा क्रोध पहले कभी नहीं देखा। हाय!मेरेप्रति आपका जो नाशरहित सहज स्नेह था वह इस समय कहां गया? ॥ ६५ ॥ हे नाथ! वज्रपात स्वजनोंके प्रति न करके शत्रुओंके प्रति करनाही उचित है मैं सदा आपके वर देनेके योग्यपात्र हूं इस समय आपने मुझको शापके योग्य क्यो किया? ॥ ६६॥ हे गोविन्द! मै आपके सामनेही प्राणत्याग करूंगी,मैं आपके विरहानलसे सन्तापित होकर कभी जीवन धारण नहीं करसक्ती ॥६७॥हे विभो! प्रसन्न होकर कहिये मैं इस दारुण शापसे मुक्त होकर फिर कब अत्यन्त सुखकर आपके सम्मिलनको प्राप्त हूंगी ॥ ६८ ॥ भगवान्ने कहा हे प्रिये! जब मर्त्यलोकमें मेरे समान तुम्हारे

देवदेवजगन्नाथकरुणाकरकेशव॥स्वल्पेऽपराधेगोविंदकस्माच्छापंददासिमे॥६४॥नकदाचिन्मयादृष्टःक्रोधस्तेहीदृशःप्रभो॥क्वगतस्तेमयिस्नेहः सहजोनतुनश्वरः॥६५॥वज्रपातस्तुशत्रौवैकर्तव्योनसुहज्जने॥सदाऽहंवरयोग्यातेशापयोग्याकथंकृता॥६६॥प्राणांस्त्यक्ष्यामिगोविंदपश्यतोऽद्य तवाऽग्रतः ॥ कथंजीवेत्वयाहीनाविरहानलतापिता ॥ ६७ ॥ प्रसादंकुरुदेवेशशापादस्मात्सुदारुणात् ॥ कदामुक्तासमीपंतेप्राप्नोमिसुखदंवि भो ॥ ६८ ॥ हरिरुवाच ॥ यदातेभवितापुत्रःपृथिव्यांमत्समःप्रिये ॥ तदामांप्राप्यतन्वंगिसुखितात्वंभविष्यसि ॥६९॥ इतिश्रीदेवीभागवते महापुराणेषष्ठस्कंधेसप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ जनमेजयउवाच ॥ इतिशप्ताभगवतासिंधुजाकोपयोगतः ॥ कथंसावडवाजातारेवंतेनचकिंकृ तम् ॥१॥ कस्मिन्देशेऽब्धिजादेवीवडवारूपधारिणी ॥ संस्थितैकाकिनीबालापरोपितपतिकायथा ॥२॥ कालंकियंतमायुष्मन्वियुक्तापतिना रमा ॥ संस्थिताविजनेरण्येकिंकृतंचतयापुनः ॥ ३ ॥

पुत्र होगा तब तुम फिर मुझको प्राप्त होकर सुखी होगी इसमे सन्देह नहीं है॥६९॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ जनमेजयने कहा हे मुनिवर!भगवान् विष्णुके कोपके वशीभूत हो इसप्रकार शाप देनेपर फिर उन्होंने किसप्रकार घोडी हो जन्म ग्रहण किया था और रेवन्तने तिस समय क्या किया था॥१॥ क्षीरोदनन्दिनी लक्ष्मीदेवीने किस देशमे घोडीका रूप धारण कर परदेशमे स्थित पतिवाली बालाके समान अकेले किसप्रकार वास किया था? ॥२॥ हे मुनिवर! उस कमलादेवीने पतिरहित होकर कितने समयपर्यन्त किस निर्जन स्थानमें वास किया और तिसकाल उन्होंने क्या किया था ॥ ३ ॥

और किससमय फिर वासुदेवसे मिलीं थीं जब उन्होंने नारायणसे वियोगको प्राप्त हो वास कियाथा तव किसप्रकार पुत्र प्राप्त हुआ था ॥ ४ ॥ हे आर्यप्रवर । आप यह वृत्तान्त विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये. इस अत्युत्तम उपाख्यानके सुननेकी मुझको अत्यन्त अभिलाषा उत्पन्न हुई है ॥ ५ ॥ सूतजीने कहा हे ऋषिगण । जनमेजयके वेद व्यासजीसे इसप्रकार पूछनेपर फिर द्वैपायनमुनि इस उपाख्यानको विस्तारपूर्वक वर्णन करने लगे ॥ ६ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् । जिसके द्वारा मनुष्यगण पवित्र हो कल्याण लाभ करते है मै आपके निकट वह विशदाक्षरयुक्त श्रुतिमधुर पौराणिक पुरातन कथा वर्णन करता हूं श्रवण करो ॥ ७ ॥ देवदेव वासुदेवने कमलादेवीको शाप प्रदान किया, भास्करतनय रेवन्त यह देखकर भयार्त्त हुए और जगत्पति जनार्दनको प्रणाम कर

समागमंकदाप्राप्तावासुदेवस्यसिंधुजा ॥ पुत्रःकथंतयाप्राप्तोनारायणवियुक्तया ॥ ४ ॥ एतद्वृत्तांतमार्येशकथयस्वसविस्तरम् ॥ श्रोतुकामोऽस्मिविप्रेंद्रकथाख्यानमनुत्तमम् ॥ ५ ॥ सूतउवाच ॥ इतिपृष्टस्तदाव्यासःपरीक्षित्तनयेनवै ॥ कथयामासभोविप्राःकथामेतांसुविस्तराम् ॥ ६ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिकथांपौराणिकींशुभाम् ॥ पावनींसुखदांकर्णेविशदाक्षरसंयुताम् ॥ ७ ॥ रेवंतस्तुरमांदृष्ट्वाशप्तांदेवेनकामिनीम् ॥ भयार्तःप्रययौदूरात्प्रणम्यजगतांपतिम् ॥ ८ ॥ पितुःसकाशंत्वरितोवीक्ष्यकोपंजगत्पतेः ॥ निवेदयामासकथांभास्करायसशापजाम् ॥ ९ ॥ दुःखितासारमादेवीप्रणम्यजगदीश्वरम् ॥ आज्ञप्तामानुषंलोकंप्राप्ताकमललोचना ॥ १० ॥ सूर्यपत्न्यातपस्तप्तंयत्रपूर्वसुदारुणम् ॥ तत्रैवसाययावाशुवडवारूपधारिणी ॥ ११ ॥ कालिंदीतमसासंगेसुपर्णाक्षस्यचोत्तरे ॥ सर्वकामप्रदेस्थानेसुरम्यवनमंडिते ॥ १२ ॥ तत्रस्थितामहादेवंशंकरंवांछितप्रदम् ॥ दध्यौचैकेनमनसाशूलिनंचंद्रशेखरम् ॥ १३ ॥

दूर चलेगये ॥ ८ ॥ उन्होंने जगत्पति विष्णुका कोप देखकर शीघ्र पिताके निकट जाय उनसे कमलाके प्रति नारायणके शाप देनेका वृत्तान्त निवेदन किया ॥ ९ ॥ इधर कमललोचना कमलादेवी शापके अनन्तर नारायणसे आज्ञा लेकर दुःखितचित्त हो उनके चरणोंमें प्रणाम पूर्वक मनुष्यलोकमे चलीं गईं ॥ १० ॥ पहले सूर्यपत्नीने जिस स्थानमें तपस्या की थी कमलादेवी घोडीका रूप धारणकर उसी स्थानमें चलीं गईं ॥ ११ ॥ यह स्थान मनोहर वनसे विभूपित, और सर्वकामप्रद सुवर्णाक्ष पर्वतके उत्तरदेशमें कालिन्दी और तमसाके संगममे शोभाको प्राप्त हुआ था ॥ १२ ॥ रमादेवी उसी स्थानमे वासकर एकाग्र चित्तसे वाञ्छितप्रद और कल्याणके देनेवाले महादेवका इसप्रकार ध्यान करने

लगी कि, महादेव हाथमे त्रिशूल धारणकररहे हैं; उनके ललाटदेशमें मनोरम शीतलचन्द्रमाकी कला शोभायमान होरही है॥ १३॥ उनके पांच मुखोंमे तीन तीन नेत्र विद्यमान होरहे हैं कण्ठदेश नीलवर्ण रञ्जित, उनकी दशभुजा कलेवर कर्पूरके समान गौर ॥१४॥ परिधान व्याघ्रचर्म गजचर्म उत्तरीय और नागगण उनके उपवीत ( जनेऊ ) है उन्होंने गौरीके देहका अर्धभाग धारण किया है उनके गलदेशमें कपालमाला शोभा पारही है ॥ १५ ॥ सिन्धुसुता लक्ष्मीदेवी मनोहर घोडीका रूप धारणकर उस तीर्थमें कठोर तपस्या करने लगीं॥ १६ ॥हे राजन् ! उन्होंने वैराग्यका आश्रयकर परमदेव महादेवका ध्यान करते करते उसी स्थानमें दिव्य हजार वर्ष बिताये ॥ १७॥ तदनन्तर परमप्रभु देवदेव त्रिलोचन महेश्वरने बैलपर चढ पार्वतीके सहित उसी स्थानमें आय कमलादेवीको प्रत्यक्ष दर्शन दिया

पंचाननंदशभुजंगौरीदेहार्धधारिणम् ॥ कर्पूरगौरदेहाभंनीलकंठंत्रिलोचनम् ॥ १४ ॥ व्याघ्राजिनधरंदेवंगजचर्मोत्तरीयकम् ॥ कपालमाला कलितंनागयज्ञोपवीतिनम् ॥ १५ ॥ सागरस्यसुताकृत्वाहयीरूपंमनोहरम् ॥ तस्मिंस्तीर्थेरमादेवीचकारदुश्चरंतपः ॥ १६ ॥ ध्यायमानापरं देवंवैराग्यंसमुपाश्रिता ॥ दिव्यंवर्षसहस्रंतुगतंतत्रमहीपते ॥ १७ ॥ ततस्तुप्रोमहादेवोवृषारूढस्त्रिलोचनः ॥ प्रत्यक्षोऽभून्महेशानःपार्वतीसहि तःप्रभुः ॥ १८ ॥ तत्रैत्यसगणःशंभुस्तामाहहरिवल्लभाम् ॥ तपस्यंतींमहाभागामश्विनीरूपधारिणीम् ॥ १९ ॥ किंतपस्यसिकल्याणिजग न्मातर्वदस्वमे ॥ सर्वार्थदःपतिस्तेऽस्तिसर्वलोकविधायकः ॥ २० ॥ हरिंत्यक्त्वाऽद्यमांकस्मात्स्तौषिदेविजगत्पतिम् ॥ वासुदेवंजगन्नाथंभु क्तिमुक्तिप्रदायकम् ॥ २१ ॥ वेदोक्तंवचनंकार्यंनारीणांदेवतापतिः ॥ नाऽन्यस्मिन्त्सर्वथाभावःकर्तव्यःकर्हिचित्क्वचित् ॥ २२ ॥ पतिशुश्रूष णंस्त्रीणांधर्मएवसनातनः ॥ यादृशस्तादृशःसेव्यः सर्वथाशुभकाम्यया ॥ २३ ॥

॥ १८ ॥ महादेवने उसीस्थानमें गणोके सहित आनकर अश्वरूपिणी तपस्विनी उस हरिवल्लभाकमलासे कहा॥ १९ ॥हे कल्याणि ! तुम सम्पूर्ण जगत्की जननी और तुम्हारे पति समस्त लोकके विधाता तथा सर्वार्थप्रदान करनेमें समर्थ है, उनके विद्यमान रहते तुम तपस्या करती हो इसका क्या कारण है? ॥२०॥ हे देवि ! तुम जगत् पालक जगन्नाथ भोग मोक्षके देनेवाले वासुदेव श्रीहरिको त्यागकर किसकारण मेरी स्तुति करती हो ? ॥२१॥ हे देवि ! वेदमें कहे हुए वचनके अनु सारही कार्य करना उचित है वेदमें कहा है कि,पतिही स्त्रियोंका देवता है अतएव कभी किसीप्रकार अन्यके प्रति भलीभाँति मनका भाव बन्धन करना उचित नहीं है ॥२२॥ पतिकी सेवा करनाही स्त्रियोंका सनातन धर्म है पति साधुहो अथवा असाधुहो मंगलकी इच्छा करनेवाली स्त्रियें भलीभाँति उसकी सेवा करै ॥ २३ ॥

हे सिन्धुतनये ! तुम्हारे पति नारायण सबके सेवनीय और सम्पूर्ण अर्थ दान करनेमें समर्थ हैं तुम उन्ही देवदेव गोलोकपतिको त्यागकर किसकारण मेरी आराधना करती हो ! ॥ २४ ॥ लक्ष्मीने कहा हे देवदेव ! हे कल्याणालय ! आप सेवकके प्रति शीघ्रही सन्तुष्ट होते हैं यह मैं जानती हूं; मेरे पतिने मुझको शाप दिया है हे दयानिधे ! आप मुझको दया करके इस शापसे उद्धार कीजिये ॥ २५ ॥ हे शम्भो ! मैंने जब उनसे विनय सहित वचनसे मनका दुःख कहा तब उन्होने अनुग्रह करके करुणान्वित चित्तसे शापके छूटनेका उपाय कहा ॥ २६ ॥ हे कमले ! जब तुम्हारे पुत्र उत्पन्न होगा तबहीं शाप छूटकर फिर तुम्हारा वैकुण्ठमें वास होगा इसमें सन्देह नहीं ॥ २७ ॥ उनके मुझको इसप्रकार कहनेपर फिर मैं तपस्या करनेके लिये इस तपोवनमें आनकर भगवान् भवानीपति

नारायणस्तुसर्वेषांसेव्योयोग्यःसदैवहि ॥ तंत्यक्त्वादेवदेवेशंकिंमांध्यायसिसिंधुजे ॥ २४ ॥ लक्ष्मीरुवाच ॥ आशुतोषमहेशानशप्ताऽहंपतिनाशिव ॥ मांसमुद्धरदेवेशशापादस्माद्दयानिधे ॥ २५ ॥ तदोक्तंहरिणाशंभोशापानुग्रहकारणम् ॥ विज्ञप्तेनमयाकामंदयायुक्तेनविष्णुना ॥ २६ ॥ यदातेभवितापुत्रस्तदाशापस्यमोक्षणम् ॥ भविष्यतिचवैकुंठवासस्तेकमलालये ॥ २७ ॥ इत्युक्त्वाऽहंतपस्तप्तुमागताऽस्मितपोवने ॥ आराधितोमयादेवत्वंसर्वार्थप्रदायकः ॥२८॥ पतिसंगंविनापुत्रं देवदेवलभेकथम् ॥ सतुतिष्ठतिवैकुंठेत्यक्त्वावामामनागसम् ॥२९॥ वरंमेदेहिदेवेशयदितुष्टोऽसिशंकर ॥ तवतस्यद्विधाभावोनास्तिनूनंकदाचन ॥ ३० ॥ मयैतद्गिरिजाकांतज्ञातंपत्युःपुरोहर ॥ यस्त्वंसोऽसौपुनर्योऽसौसत्वंनास्त्यत्रसंशयः ॥ ३१ ॥ एकत्वंचमयाज्ञात्वामयातेस्मरणंकृतम् ॥ अन्यथाममदोषस्त्वामाश्रयंत्याभवेच्छिव ॥ ३२ ॥ शिव उवाच ॥ कथंज्ञातस्त्वयादेविममतस्यचसुंदरि ॥ ऐक्यभावोहरेर्नूनंसत्यंमेवदसिंधुजे ॥ ३३ ॥

आपको सर्वेश्वर और सर्वार्थ देनेवाले जानकर आपकी आराधनामें प्रवृत्त हुई हूं॥ ॥ २८ ॥ हे देवेन्द्र ! पतिके संगविना किसप्रकार पुत्र प्राप्त करूंगी मेरे निरपराधिनी होनेपरभी वह मुझको त्यागकर वैकुण्ठमें वास करते हैं ॥ २९ ॥ हे महेश्वर ! आप सम्पूर्ण लोकोंका मंगल करते है यदि आप मुझसे सन्तुष्ट हुए है तो मुझको वर दीजिये. हे प्रभो ! मैं निश्चय जानती हूं कि आपमे और उनमें कुछ भिन्नभाव नहीं है ॥ ३० ॥ हे गिरिजाकान्त ! मैंने अपने पतिसे जाना है. हे हर ! जो आपहैं सोई वह है और वह जो है सोई आप है इसमें कुछ संशय नहीं ॥ ३१ ॥ हे मंगलमय ! मै आप दोनोंका अभेदभाव जानकरही आपका ध्यान करती हूं, ऐसा न होनेसे आपका आश्रय करना मुझको दोष होता इसमें सन्देह नहीं ॥ ३२ ॥ शंकरने कहा हे देवि ! सिन्धुतनये ! मेरा और उन हरिका तुमने एकभाव किसप्रकार

जाना वह मुझसे सत्य कहो ॥ ३३ ॥ देवगण मुनिगण और वेदके जाननेवाले महर्षिगण कुतर्कसे हत बुद्धि हो हम दोनोंमें अभेद नहीं जान सक्के ॥ ३४ ॥ तुम प्रायः देखती हो कि, हमारे भक्तोंमें बहुतसे मनुष्य वासुदेवके और विष्णुके भक्तोंमेंसे अनेक मेरी निन्दा करते हैं ॥ ३५ ॥ विशेषकर कलिकालमें कलिमाहात्म्यके वशीभूत हो अतिद्वेषी होंगे सो जो हो हे कल्याणि । उदारात्मा पुरुषोंको भी जो कठिन है ॥३६॥ वह विषय तुमने किसप्रकार जाना मेरी और हरिकी एकताका जानना अत्यन्त दुर्लभ हैं व्यासजीने कहा हे महाराज ! आशुतोषके सन्तुष्ट हो इसप्रकार पूँछनेपर फिर हरिवल्लभा ॥ ३७ ॥ कमला प्रसन्नवदनसे पूँछे हुए विषयका सार महादेवके सामने कहने लगी ॥ ३८ ॥ लक्ष्मीने कहा हे देवदेव । एक दिन भगवान विष्णुको निर्जनमें पद्मासन ग्रहणकर तपस्या करते करते ध्यान

एकत्वंचनजानंतिदेवाश्चमुनयस्तथा ॥ ज्ञानिनोवेदतत्त्वज्ञाःकुतर्कोपहताःकिल ॥३४॥ मद्भक्तावासुदेवस्यनिंदकाबहवस्तथा॥ विष्णुभक्तास्तुबहवोममनिंदापरायणाः ॥ ३५ ॥ भवंतिकालभेदेनकलौदेविविशेषतः ॥ कथंज्ञातस्त्वयाभद्रेदुर्ज्ञेयोह्यकृतात्मभिः ॥ ३६ ॥ सर्वथात्वैक्यभावस्तुहरेर्ममचदुर्लभः ॥ व्यासउवाच ॥ इतिसाशंभुनापृष्टातुष्टेनहरिवल्लभा ॥ ३७ ॥ वृत्तांतंतस्यविज्ञातंप्रवक्तुमुपचक्रमे ॥ शिवंप्रतिरमातत्रप्रसन्नवदनाभृशम् ॥ ३८ ॥ लक्ष्मीरुवाच ॥ एकदादेवदेवेशविष्णुर्ध्यानपरोरहः ॥ दृष्टोमयातपःकुर्वन्पद्मासनगतोयदा ॥ ३९ ॥ तदाऽहंविस्मितादेवंतमपृच्छंपतिंकिल ॥ प्रबुद्धंसुप्रसन्नंचज्ञात्वाविनयपूर्वकम् ॥ ४० ॥ देवदेवजगन्नाथयदाऽहंनिर्गताऽर्णवात् ॥ मथ्यमानात्सुरैर्दैत्यैः सर्वैर्ब्रह्मादिभिःप्रभो ॥ ४१ ॥ वीक्षिताश्चमयासर्वेपतिकामनयातदा ॥ वृतस्त्वंसर्वदेवेभ्यःश्रेष्ठोऽसीतिविनिश्चयात् ॥ ४२ ॥ त्वंकंध्यायसिसर्वेशसंशयोऽयंमहान्मम ॥ प्रियोऽसिकैटभारेमेकथयस्वमनोगतम् ॥ ४३ ॥

परायण देखकर मै ॥ ३९ ॥ अत्यन्त आश्चर्य युक्त हुई अनन्तर ध्यान त्यागकर प्रसन्न चित्तसे बैठे हुए देख मैंने उनसे पूछा ॥ ४० ॥ हे देवदेव ! आपही तो जगत्के अधिनाथ और सम्पूर्ण ब्रह्माण्डके प्रभु है इस समय मैं आपसे पूँछती हूँ कि, ब्रह्मादि देवगण और असुरादिगणोंके मिलित हो समुद्र मथनेपर जब मै उससे निकली ॥ ४१ ॥ तब मैंने पतिकी इच्छासे सबहीको देखा था किन्तु हे नाथ । आप सम्पूर्ण देवताओंसे श्रेष्ठ है यह निश्चय करके आपको वरण किया था ॥४२॥ हे सर्वेश ! इस समय आप फिर किसका ध्यान करते है इससे मुझको महान् संशय उपस्थित हुआ है. हे भगवन् ! आप मेरे अत्यन्त प्रिय है इस समय आप मुझसे अपने मनका भाव प्रकाश करके कहिये ॥ ४३ ॥

विष्णुने कहा हे कान्ते। मैं जिनका ध्यान करता हूँ वह तुमसे कहता हूँ श्रवण करो मैं उन्ही आशुतोष महेश्वर सुरसत्तम गिरिजावल्लभका हृदयकमलमें ध्यान करता हूँ ॥ ४४ ॥ वह अमितप्रभावदेवदेव महादेव कभी मेरा ध्यान करते हैं, और कभी मै भी उन सुरेश्वर त्रिपुरान्तक शंकरका ध्यान करता हूँ ॥ ४५ ॥ मै शंकरको प्राणोकी समान प्रिय हूँ और शंकर मुझको भी इसी प्रकार प्रिय है, हम दोनोका चित्त गूढभावसे परस्पर आसक्त है अतएव उनमें हममें कुछ भी भेद नहीं है ॥ ४६ ॥ हे विशालाक्षि ! जो मनुष्य मेरा भक्त होकर शिवसे विद्वेष करते है, वह निश्चयही नरकभागी होते है, यह मैंने तुमसे सत्यही कहा ॥ ४७ ॥ हे महेश्वर ! मेरे एकान्तमें

विष्णुरुवाच ॥ शृणुकांतेप्रवक्ष्यामियंध्यायामिसुरोत्तमम् ॥ आशुतोषंमहेशानंगिरिजावल्लभंहृदि ॥ ४४ ॥ कदाचिद्देवदेवोमांध्यायत्यमितविक्रमः ॥ ध्यायाम्यहंचदेवेशंशंकरंत्रिपुरांतकम् ॥ ४५ ॥ शिवस्याऽहंप्रियःप्राणः शंकरस्तुतथामम ॥ उभयोरंतरंनास्तिमिथःसंसक्तचेतसोः ॥ ४६ ॥ नरकंयांतितेनूनंयेद्विषंतिमहेश्वरम् ॥ भक्तामम विशालाक्षिसत्यमेतद्ब्रवीम्यम् ॥ ४७ ॥ इत्युक्तंदेवदेवेनविष्णुनाप्रभविष्णुना ॥ एकांतेकिलपृष्टेनमयाशैलसुताप्रिय ॥ ४८ ॥ तस्मात्त्वांवल्लभंविष्णोर्ज्ञात्वाध्यातवतीह्यहम् ॥ तथाकुरुमहेशानयथामेप्रियसंगमः ॥ ४९ ॥ व्यासउवाच ॥ इतिप्रियोवचःश्रुत्वाप्रत्युवाचमहेश्वरः ॥ तामाश्वास्यप्रियैर्वाक्यैर्यथार्थवाक्यकोविदः ॥ ५० ॥ स्वस्थाभवपृथुश्रोणितुष्टोऽहंतपसातव ॥ समागमस्तेपतिनाभविष्यतिनसंशयः ॥ ५१ ॥ अत्रैवहयरूपेणभगवाञ्जगदीश्वरः ॥ आगमिष्यतितेकामंपूर्णंकर्तुंमयेरितः ॥ ५२ ॥ तथाऽहंप्रेरयिष्यामितंदेवंमधुसूदनम् ॥ यथाऽसौहयरूपेणत्वामेष्यतिमदातुरः ॥ ५३ ॥

पूछनेपर उन देवदेव परमप्रभु विष्णुने मुझसे इसप्रकार कहा था ॥ ४८ ॥ इसीकारण आपको उनका प्रियजानकर मैने आपका ध्यान किया. हे महेश ! जिससे मेरे प्रियका मिलन हो आप वही उपाय कीजिये ॥ ४९ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! वाक्यविशारद महादेव लक्ष्मीका यह वचन सुनकर प्रियवचनसे उनको समझाकर कहने लगे ॥ ५० ॥ हे नितम्बिनि ! तुम सावधान होओ मै तुम्हारी तपस्यासे सन्तुष्ट हुआ हूँ पतिसे तुम्हारा शीघ्रही मिलनहोगा इसमें संशय नहीं ॥ ५१ ॥ मेरे भगवान् जगत्पतिको प्रेरण करनेपर फिर तुम्हारी कामना पूर्ण करनेके निमित्त अश्वरूप धारणकर इस स्थानमें आवेंगे ॥ ५२ ॥ मैं उन देवदेव मधुसूदनको इसप्रकार

भेजूंगा कि वह अश्वरूप धारणकर मदातुर होकर तुम्हारे पास आवेगे ॥ ५३ ॥ हे सुभ्रु ! उनसे तुम्हारे नारायणकी समान एक पुत्र उत्पन्नहोगा और वह पृथ्वीमें राजा होकर सर्वलोकोंका पूजनीय होगा इसमें सन्देह नहीं ॥५४॥ हे महाभागे ! तुम पुत्रके प्राप्त होनेपर फिर नारायणसहित वैकुण्ठमें जाय और उनकी प्रिया होकर उसीस्थानमें वास करोगी॥५५॥तुम्हारा वह पुत्र एकवीरनामसे विख्यात और उससे पृथ्वीतलमें हैहयवंश विस्तारित होगा॥५६॥हे कमले!तुम ऐश्वर्य मदसे अन्ध और मत्तचित्त होकर हृदयस्थित परमेश्वरीको भूलगई हो इसीकारण तुम इसप्रकारके फलको प्राप्त हुई ॥ ५७ ॥ अतएव उसी दोषको दूर करनेके निमित्त हृदयस्थित पर देवताकी शरण ग्रहण करो॥५८॥हे देवि!यदि तुम्हारा चित्त आनन्दरूपिणी भगवतीके प्रति आसक्त रहता तो कभी तुम्हारा चित्त उच्चैःश्रवाके प्रति

पुत्रस्तेभवितासुभ्रुनारायणसमःक्षितौ ॥ भविष्यतिसभूपालःसर्वलोकनमस्कृतः ॥ ५४ ॥ सुतंप्राप्यमहाभागेत्वंतेनपतिनासह ॥ गंतासिदिविवैकुंठंप्रियातस्यभविष्यसि ॥ ५५ ॥ एकवीरेतिनाम्नाऽसौख्यातिंयास्यतितेसुतः ॥ तस्माच्चहैहयोवंशोभुविविस्तारमेष्यति ॥ ५६ ॥ परंतु विस्मृताऽसित्वंहृदिस्थांपरमेश्वरीम् ॥ मदांधामत्तचित्ताचतेनतेफलमीदृशम् ॥ ५७ ॥ अतस्तद्दोपशांत्यर्थंहृदिस्थांपरदेवताम् ॥ शरणंयाहि सर्वात्मभावेनजलधेःसुते ॥ ५८ ॥ अन्यथातवचित्तंतुकथंगच्छेद्धयोत्तमे ॥ व्यासउवाच ॥ इतिदत्त्वावरंदेव्यै भगवाञ्छैलजापतिः ॥५९॥ अतर्धानंगतःसाक्षादुमयासहितःशिवः ॥ सापितत्रैवचार्वंगीसंस्थिताकमलासना ॥ ६० ॥ ध्यायंतीचरणांभोजंदेव्याःपरमशोभनम् ॥ देवासुरशिरोरत्ननिघृष्टनखमंडलम् ॥ ६१ ॥ प्रेमगद्गदयावाचातुष्टावच मुहुर्मुहुः ॥ प्रतीक्षमाणाभर्तारंहयरूपधरंहरिम् ॥ ६२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कंधेऽष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ तस्यैदत्त्वावरंशंभुःकैलासंत्वरितोययौ ॥ रम्यंदेवगणैर्जुष्टमप्सरोभिश्चमंडितम् ॥ १ ॥

न दौडता व्यासजीने कहा हे महाराज ! पार्वतीपति भगवान् महादेव कमलादेवीको इसप्रकार वरदे॥५९॥ उमाके सहित लक्ष्मीके सामनेही अन्तर्धान होगये शोभायमान अंगवाली कमलादेवी भी उसी स्थानमें रहकर ॥६०॥ जिनका नखमण्डल सुरासुरगणोंके शिरोरत्नसे सर्वदाही संघर्षित होताहै अम्बिकाके उन्हीं चरण कमलोंको स्मरण करने लगी ॥ ६१ ॥ और हयरूपधारी अपने प्रिय हरिकी प्रतीक्षामें प्रेमगद्गदवचनसे वारम्वार महादेवका स्तव करनेलगी ॥ ६२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायामष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! देवदेव शंकरने कमलाको वरदान दे अप्सरागणोसे

विभूषित और देवताओंद्वारा परिसेवित मनोहर कैलासाचलमें जाय ॥ १ ॥ चित्ररूप नामक कार्य विशारद एक गणश्रेष्ठको लक्ष्मीकी कार्यसिद्धिके निमित्त वैकुण्ठ धाममें भेजा ॥ २॥ जानेके समय शिवजीने उससे कह दिया कि, हे चित्ररूप तुम हरिके निकट जाय जिससे वह दुःखित अपनी कान्ता समुद्रदुहिताको विरहरूपी शोकबाणसे उद्धार करे तुम मेरे वचनानुसार उनसे इसीप्रकार कहना॥ ३ ॥महादेवकी इसप्रकार आज्ञा पाय चित्ररूप शीघ्रकैलाससे निकल वैष्णवोंसे व्याप्त परम धाम वैकुण्ठलोकमें गया ॥ ४ ॥ वह स्थान अनेक दिव्यवृक्षोंसे घिराहुआ शतशत मनोहारिणी दीर्घिकाओंसे सुशोभित हंस, कारण्डव, मोर, शुक और कोकिल इत्यादिसे युक्त ॥ ५ ॥ अनेक प्रकार विहंगमगणोंके श्रवण सुखकर कण्ठरवसे शब्दायमान और पताकावलिसे अलंकृत, तथा अटारियोंसे विमण्डित नृत्य गीतादि

तत्रगत्वाचित्ररूपंगणंकार्यविशारदम् ॥ प्रेषयामासवैकुंठेलक्ष्मीकार्यार्थसिद्धये ॥ २ ॥ शिवउवाच ॥ चित्ररूपहरिंगत्वाब्रूहित्वंवचनान्मम ॥ यथाऽसौदुःखितांपत्नींविशोकांचकरिष्यति ॥ ३ ॥ इत्युक्तश्चित्ररूपोऽथनिर्जगामत्वरान्वित ॥ वैकुंठंपरमंस्थानंवैष्णवैश्चगणैर्वृतम् ॥ ४ ॥ नानाद्रुमगणाकीर्णंवापीशतविराजितम् ॥ संजुष्टंहंसकारंडमयूरशुककोकिलैः ॥ ५ ॥ उच्चप्रासादसंयुक्तंपताकाभिरलंकृतम् ॥ नृत्यगीतकलापूर्णंमंदारद्रुमसंयुतम् ॥६॥ बकुलाशोकतिलकचंपकालिविमंडितम् ॥ कूजितैर्विहगानांतुकर्णाह्लादकरैर्युतम्॥७॥ संवीक्ष्यभवनंविष्णोर्द्वास्थौ प्राहप्रणम्यच ॥ जयविजयनामानौवेत्रपाणीस्थितावुभौ ॥८॥ चित्ररूपउवाच ॥ भोनिवेदयतंशीघ्रंहरयेपरमात्मने ॥ दूतंप्राप्तंहरस्याऽत्रप्रेरितंशूलपाणिना ॥९॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यजयःपरमबुद्धिमान् ॥ गत्वाहरिंप्रणम्याऽऽहकृतांजलिपुटःपुरः ॥ १० ॥ देवदेवरमाकांतकरुणाकरकेशव ॥ द्वारितिष्ठतिदूतोऽत्रशंकरस्यसमागतः ॥११॥ आज्ञापयप्रवेष्टव्योनवेतिगरुडध्वज ॥ चित्ररूपधरोऽप्यस्तिनजानेकार्यगौरवम् ॥१२॥

अनेक प्रकार मनोहर कलासमूहसे परिपूर्ण उसमें नयनाञ्जन बकुल, अशोक, तिलक, चम्पक इत्यादि वृक्षोंसे विराजित और मनोहर मन्दारतरुने दिगन्त व्यापी अपनी पुष्पगन्ध विस्तारित कर परम शोभाधारण की है ॥ ६ ॥ ७ ॥ चित्ररूपने विष्णुका नयन मनोहर सुन्दर भवन देखकर द्वारस्थित जय विजय नामक वेत्रपाणि दोनों पुरुषोंको प्रणाम कर कहा ॥ ८ ॥ चित्ररूप बोला अहो तुम शीघ्र जाय परमात्मा हरिसे निवेदन करो कि, भगवान् शूलपाणिका भेजा हुआ एक जन दूत इस स्थानमें आय द्वारमें प्रतीक्षाकर रहा है ॥ ९ ॥ उसका वचन सुनकर परम बुद्धिमान् जय हरिके सन्मुख आय प्रणामपूर्वक हाथ जोड कहने लगा ॥ १० ॥ हे करुणाकर ! हे केशव ! हे देवदेव ! रमाकान्त ! भवानीपतिका चित्ररूप नाम दूतश्रेष्ठ इस स्थानमें आनकर द्वारस्थित है कार्य

गौरव नहीं जानता उसको आपके निकट लाऊं कि नहीं आज्ञा कीजिये ॥ ११ ॥ १२ ॥ जयकी बात सुनतेही अन्तर्यामी हरिने अन्तरका कारण जानकर कहा है जय ! तुम आयेहुए रुद्रके दूतको भवनमे लाओ ॥ १३ ॥ यह सुनकर जयने उस रमणीयमूर्ति शिवके सेवकको बुलाय॥ १४ ॥जनार्दनके सामने उपस्थित किया विचित्राकार चित्ररूप नारायणको दण्डवत् प्रणाम कर हाथ जोड खडा रहा॥ १५ ॥भगवान् विहगेन्द्रवाहन नारायण उस चित्ररूपधारी विनयान्वित शिव सेवकको देखकर आश्चर्ययुक्त हुए ॥ १६ ॥ अनन्तर कमलापतिने कुछेक हँसकर चित्ररूपसे पूँछा हे विमलमते ! पारिजनोंके सहित देवदेव महादेवके सर्वांगीन कुशलता है ॥ ॥ १७ ॥ तुमको किसकारण यहां भेजा है ? महेश्वरका क्या कार्य है सो कहो अथवा यदि देवतागणोंका कोई कार्य्य उपस्थित हुआ है वह भी मुझसे ॥ १८ ॥ कहो

इत्याकर्ण्यहरिःप्राहजयंप्रज्ञातकारणः ॥ प्रवेशयाऽत्ररुद्रस्यभृत्यंसमयसंस्थितम् ॥ १३ ॥ इत्याकर्ण्यजयस्तूर्णगत्वातंपरमाद्भुतम् ॥ एहीत्याकारयामासजयःशंकरसेवकम् ॥१४॥ प्रवेशितोजयेनाऽथचित्ररूपस्तथाकृतिः ॥ प्रणम्यदंडवद्विष्णुंकृतांजलिपुटःस्थितः ॥ १५ ॥ दृष्ट्वातंविस्मयंप्रापभगवान्गरुडध्वजः ॥ चित्ररूपधरंशंभोःसेवकंविनयान्वितम् ॥ १६ ॥ पप्रच्छतंस्मितंकृत्वाचित्ररूपंरमापतिः ॥ कुशलंदेवदेवस्यसकुटुंबस्यचाऽनघ ॥१७॥ कस्मात्त्वंप्रेषितोऽस्यत्रब्रूहिकार्यंहरस्यकिम् ॥ अथवादेवतानांचकिंचित्कार्यसमुत्थितम् ॥१८॥ दूतउवाच ॥ किमज्ञातंतवाऽस्तीहसंसारेगरुडध्वज ॥ वर्तमानंत्रिकालज्ञयदहंप्रब्रवीमिवै ॥ १९ ॥ प्रेषितोऽस्मिभवेनाऽत्रविज्ञप्तुंत्वांजनार्दन ॥ हरस्यवचनाद्वाक्यंप्रब्रवीमित्वयिप्रभो ॥२०॥ तेनोक्तमेतद्देवेशभार्यातिकमलालया ॥ तपस्तपतिकालिंदीतमसासंगमेविभो ॥ २१ ॥ हयीरूपधरादेवीसर्वार्थसिद्धिदायिनी ॥ ध्यातुंयोग्याऽमरगणैर्मानवैर्यक्षकिन्नरैः ॥२२॥ विनातयानरःकोपिसुखभागीभवेद्भुवि ॥ तांत्यक्त्वापुंडरीकाक्षप्राप्नोषिकिंसुखंहरे ॥२३॥ दुर्बलोऽपिस्त्रियंपातिनिर्धनोऽपिजगत्पते ॥ विनाऽपराधंचविभोकिंत्यक्ताजगदीश्वरी ॥ २४ ॥

दूतने कहा हे अन्तर्यामिन् ! जब कि, इस संसारमे आपसे कोई विषय नहीं छिपा है तो उपस्थित विषय जो मैं कहूंगा वह क्या आपसे छिपा है? ॥ १९ ॥ हे त्रिकालज्ञ ! तथापि भगवान् भवानीपतिने आपसे तो विषय कहनेके लिये मुझको आपके पास भेजा है उनके वचनानुसार मै वह आपसे निवेदन करता हूँ ॥ २० ॥ उन्होंने कहा है हे विभो ! देवी कमलालया आपकी प्रेयसी भार्या है वह सर्वसिद्धिप्रदायनी सिन्धुनन्दिनी यक्ष, किन्नर, नर और देवताओंके ध्यानयोग होकर भी वडवारूप धारण कर कलिन्दकन्या यमुना और तमसाके संगमस्थलमे कठोर तपस्या करती हैं ॥ २१ ॥ २२ ॥ उन सर्वार्थदायिनी लोकजननीके विना इस त्रिलोकमें कौन पुरुष सुखभागी होसक्ता है ? हे पुण्डरीकाक्ष ! उनको त्याग करके आपको क्या सुख प्राप्त होता है ? ॥ २३ ॥ हे विभो ! निर्धन अथवा दुर्बल भी अपनी भार्याका प्रति

पालन करता है आप जगत्पति होकर भी विना अपराध उन जगत्की आराधना करने योग्य भार्याका क्यों त्याग करते है?॥ २४ ॥ हे जगद्गुरो ! आपको मैं क्या उपदेश दूं ? इस संसारमें जिसकी भार्याको दुःख है उसकी शत्रुओंमे अत्यन्त निन्दा होती है. हे विभो ! उसके ऐसे जीवनको धिक्कार है॥ २५ ॥ हे लोकनाथ ! उनको अत्यन्त दुःखित देखकर इस समय आपके शत्रुओंकी कामना पूर्ण हुई. हे देवी ! केशवने तुमको परित्याग किया है अतएव इस समय हमारे संग तुम सुखसे काल व्यतीत करो, यह कहकर शत्रु दिन रात आपकी हँसी करते हैं॥ २६ ॥ अतएव हे सुरेश्वर ! आप रमा देवीका चित्त प्रसन्न कीजिये इस सर्वलक्षणयुक्त उपमा रहित रूपवती सुशील कमलाको फिर अपनी गोदीमें बैठाइये ॥ २७ ॥ हे देव ! आप उस चारुहासिनी प्राणवल्लभाको ग्रहण कर सुखी हूजिये, भगवान् शंकरने औरभी कहा है कि, मै इस समय यदि विरहातुर नहीं हूँ तथापि जगदम्बिकाके उस विरह दुःखका स्मरणकर अत्यन्त कष्ट अनुभव करता हूं॥ २८ ॥ हे कमललोचन ! मेरी

दुःखंप्राप्नोतिसंसारेयस्यभार्याजगद्गुरो ॥ धिक्तस्यजीवितंलोकेनिंदितंत्वरिमंडले ॥ २५ ॥ सकामारिपवस्तेऽद्यहृष्ट्वातांदुखितांभृशम् ॥ त्वां वियुक्तंचरमयाहसिष्यंतिदिवानिशम् ॥ २६ ॥ रमांरमयदेवेशत्वदुत्संगगतांकुरु ॥ सर्वलक्षणसंपन्नांसुशीलांचसुरूपिणीम् ॥ २७ ॥ सुखितो भवतांप्राप्यवल्लभांचारुहासिनीम् ॥ कांताविरहजंदुःखंस्मराम्यहमनातुरः ॥ २८ ॥ ममभार्यामृताविष्णोदक्षयज्ञेसतीयदा ॥ तदाऽहंदुःसहं दुःखंभुक्तवानंबुजेक्षण ॥ २९ ॥ संसारेऽस्मिन्नरःकोपिमाभून्मत्सदृशोपरः ॥ मनसाकरवंशोकंतस्याविरहपीडितः ॥ ३० ॥ कालेनमहताप्रा तामयागिरिसुतापुनः ॥ तपस्तप्त्वातिदुःसाध्यंयादग्धातुरुपाऽध्वरे ॥ ३१ ॥ हरेकिंसुखमापन्नंत्वपासंत्यज्यकामिनीम् ॥ एकाकीतिष्ठताका लंसहस्रवत्सरात्मकम् ॥ ३२ ॥ गत्वाऽऽश्वास्यमहाभागांसमानयनिजालयम् ॥ माभूत्कोपीहसंसारेविमुक्तोरमयातया ॥ ३३ ॥ कृत्वातुरग रूपंत्वंभजतात्कमलालयाम् ॥ उत्पाद्यपुत्रमायुष्मंस्तामानयशुचिस्मिताम् ॥ ३४ ॥

प्रियतमा भार्या सती देवीने जब दक्षके गृहमें जीवन विसर्ज्जन किया तब मैंने दुस्सह दुःख अनुभव किया है ॥ २९ ॥ हे केशव ! इस संसारमें अन्य किसीको ऐसा दुःख न हो ! उसके विरहमे मुझको जो शोक और मनमें पीडा हुई थी वह मैं इस समय केवल मनहीमनमे स्मरण करता हूं किसीके निकट प्रकाश नहीं करता ॥ ३० ॥ जिसने दक्षके यज्ञमें मेरी निन्दाजनित दीप्त रोषानलमें दग्ध होकर जीवन विसर्जन किया था मैंने अत्यन्त कठिन तपस्या कर बहुत कालोपरान्त फिर उस देवीको गिरिजारूपसे प्राप्त किया॥ ३१ ॥ हे मुरारे ! प्रणयिनी भार्याको परित्यागकर सहस्रसम्वत्सर अकेले रहकर आपको क्या सुख प्राप्त हुआ है ? ॥ ३२ ॥ आप उस सौभाग्यवती सुदती युवतीको समझाकर अपने घर लाइये. हे भगवन् ! उन भवभावन भवानीपतिने अन्तमें आपसे यह बात कह दी है कि हे कंसारे ! संसारमे कोई भी उस परमा देवी रमाके विना मुहूर्त्तमात्र भी नहीं ठहर सक्ता ॥ ३३ ॥ हे आयुष्मन् ! आप घोडेका रूप धारण कर उस कमलाका भजन

करो अनन्तर उस शुचिस्मिता जायाके गर्भसे पुत्र उत्पन्न कर उसको अपने घर लाओ॥ ३४ ॥व्यासजीने कहा हे भरतकुलभूषण।भगवान् हरि उस चित्ररूपका यह वचन सुन "भगवान् भूतपतिने जो कहा है मैं वही करूंगा" यह कहकर उस दूतको शंकरकेपास भेज दिया ॥ ३५॥ ३६॥ दूतके चलेजानेपर फिर भगवान् मनोहर घोडेका रूप बनाय सकाम होकर तत्काल वैकुण्ठसे जिस स्थानमें कमला देवी घोडीका रूप धारणकर तपश्चरण करती थी उसी स्थानमें गये वहां आनकर देखा कि विमला देवी घोडीका रूप धारण कर बैठी है ॥ ३७ ॥ वह साध्वी भी अश्वरूप धारी अपने पति गोविन्दको देखतेही जानगई और फिर अन्यत्र न गई बरन् उनको देखकर अत्यन्त आश्चर्ययुक्त चित्तमें उसी स्थानमे बैठी रही किन्तु मनोदुःखसे उनके दोनों विशालनेत्रोंद्वारा बराबर अश्रुधारा गिरने लगी ॥ ३८॥ अनन्तर इस कालिन्दी और तमसाके लोकविख्यात संगम स्थानमें उन दोनोका परस्पर संगम हुआ ॥ ३९ ॥ तब वडवारूपधारिणी हरिवल्लभाने गर्भवती हो

॥ व्यासउवाच ॥ ॥ हरिराकर्ण्यतद्वाक्यंचित्ररूपस्यभारत ॥ तथेत्युक्त्वातुतंदूतंप्रेषयामासशंकरम् ॥ ३५ ॥ गतेदूतेथभगवान्वैकुंठात्काम संयुतः ॥ जगामधृत्वातत्राऽऽशुवाजिरूपंमनोहरम् ॥ ३६ ॥ यत्रसावडवारूपंकृत्वातपतिसिंधुजा ॥ विष्णुस्तंदेशमासाद्यतामपश्यद्वयींस्थि ताम् ॥ ३७ ॥ साऽपितंवीक्ष्यगोविंदंहयरूपधरंपतिम् ॥ ज्ञात्वावीक्ष्यस्थितासाध्वीविस्मितासाश्रुलोचना ॥३८॥ तयोस्तुसंगमस्तत्रप्रवृत्तो मन्मथार्तयोः॥कालिंदीतमसासंगेपावनेलोकविश्रुते ॥३९॥ सगर्भासातदाजातावडवाहरिवल्लभा ॥ सुषुवेसुंदरंबालंतत्रैवसगुणोत्तरम् ॥४०॥ तामाहभगवान्वाक्यंप्रहस्यसमयाश्रितम् ॥ त्यजाऽद्यवाडवंदेहंपूर्वदेहाभवाऽधुना ॥४१॥ गमिष्यावःस्ववैकुंठमावांकृत्वानिजंवपुः ॥ तिष्ट त्वत्रकुमारोऽयंत्वयाजातःसुलोचने ॥४२॥ लक्ष्मीरुवाच ॥ स्वदेहसंभवंपुत्रंकथंहित्वाव्रजाम्यहम् ॥ स्नेहःसुदुस्त्यजःकामंस्वात्मजस्यसुरर्ष भ ॥ ४३ ॥ कागतिःस्यादमेयात्मन्बालस्याऽस्यनदीतटे ॥ अनाथस्याऽसमर्थस्यविजनेऽल्पतनोरिह ॥ ४४ ॥

यथासमय उस स्थानमें रूपसम्पन्न गुणवान् एक पुत्र प्रसव किया था॥ ४० ॥तब भगवान्ने हँसकर उससे समयोचित वचन कहा हे प्रिये ! इस समय घोडीका देह त्याग कर पहला देह ग्रहण कीजिये ॥ ४१ ॥ हे सुलोचने ! हम दोनों अपना अपना देह धारण कर अपने घर वैकुण्ठधामको चले और तुम्हारी उत्पन्न हुई यह सन्तान वह उसी स्थानमें वास करै ॥ ४२ ॥ लक्ष्मीने कहा हे नाथ ! अपनी जठरजात सन्तानको त्यागकर कैसे चलूं ? हे सुरेश्वर ! आत्मजात सन्तानका स्नेह अत्यन्त कठिनतासे छोडने योग्य है ॥ ४३ ॥ हे महात्मन् ! यह बालक अति शिशु और अत्यन्त क्षुद्रतनु है अभी अपनी आत्माकी रक्षा करनेमें सदा असमर्थ है इसको नदीके तटपर त्याग करनेपर जब यह अनाथ होगा तब इसकी क्या गति होगी ॥ ४४ ॥

हे कमललोचन ! हे स्वामिन् ! स्नेहरससे मेरा मन व्याप्त हैं निराश्रय शिशुसन्तानको त्यागकर चलनेमें किसप्रकार समर्थ होगा ? ॥ ४५ ॥ अनन्तर लक्ष्मी और नारायणके पूर्वकी समान दिव्यदेहधारणपूर्वक उत्तम विमानमें चढनेपर फिर देवता उनका स्तव करने लगे ॥ ४६ ॥ नारायणके जानेकी इच्छा करनेपर कमलाने कहा हे नाथ ! आप इस पुत्रको ग्रहण कीजिये मैं इसको त्यागकर जानेमें समर्थ नहीं होती ॥ ४७ ॥ हे प्रभो ! हे मधुसूदन ! यह पुत्र मुझको प्राणोंकी अपेक्षा भी प्रिय है, देखो यह देहकान्तिसे सब प्रकार आपकेही समान है अतएव मैं इस पुत्रको लेकर वैकुण्ठमें जाऊंगी ॥ ४८ ॥ हरिने कहा हे प्रिये ! तुम विषाद मत करो यह बालक इस स्थानमें सुखपूर्वक वास करे मैंने इसकेही रक्षाके निमित्त उपाय किया है ॥ ४९ ॥ हे वामोरु ! इस पृथवीमें

अनाश्रयंसुतंत्यक्त्वाकथंगंतुंमनो मम ॥ समर्थंसदयंस्वामिन्भवेदंबुजलोचन ॥ ४५ ॥ दिव्यदेहौततोजातौलक्ष्मीनारायणावुभौ ॥ विमानवरसंविष्टौस्तूयमानौसुरैर्दिवि ॥४६॥ गंतुकामंपतिंप्राहकमलाकमलापतिम् ॥ गृहाणेमंसुतंनाथनाऽहंशक्ताऽस्मिहापितुम् ॥ ४७ ॥ प्राणप्रियोऽस्तिमेपुत्रःकांत्यात्वत्सदृशःप्रभो ॥ गृहीत्वेनंगमिष्यावोवैकुंठंमधुसूदन ॥४८॥ हरिरुवाच ॥ माविषादंप्रियेकर्तुंत्वमर्हसिवरानने ॥ तिष्ठत्वयंसुखेनाऽत्ररक्षामेविहितात्त्विह ॥ ४९ ॥ कार्यंकिमपिवामोरुवर्ततेमहदद्भुतम् ॥ निबोधकथयाम्यत्रसुतस्याऽत्रविमोचने ॥ ५० ॥तुर्वसुर्नामविख्यातोययातितनुजोभुवि ॥ हरिवर्मेतिपित्राऽस्यकृतंनामसुविश्रुतम् ॥५१ ॥ सराजापुत्रकामोऽद्यतपस्तपतिपावने ॥ तीर्थेवर्षशतंजातंतस्यवैकुर्वतस्तपः ॥५२॥ तस्याऽर्थेनिर्मितःपुत्रोमयाऽयंकमलालये ॥ तत्रगत्वानृपंसुभ्रुप्रेरयिष्यामिसांप्रतम् ॥ ५३ ॥ तस्मैदास्याम्यहंपुत्रंपुत्रकामस्यकामिनि ॥ गृहीत्वास्वगृहं राजाप्रापयिष्यतिबालकम् ॥ ५४ ॥

कोई एक महत् अद्भुत कार्य है वह तुम्हारे इस पुत्रसेही होगा इसकारण मैं इसको इसी स्थानमें छोडता हूं इससमय तुम्हारे निकट यह विषय वर्णन करता हूं सुनो ॥ ५० ॥ तुर्वसु नामक विख्यात ययाति राजाका एक पुत्र है उसके पिताने फिर उसका नाम हरिवर्मा रक्खा वह उसी नामसे विख्यात हुआ है ॥ ५१ ॥ वह राजा इस समय पुत्र प्राप्त होनेकी इच्छासे पवित्र तीर्थमें शतवर्ष हुए तपस्या करता है ॥ ५२ ॥ हे कमले ! उनके निमित्तही मैंने यह पुत्र उत्पन्न किया है. हे सुभ्रु ! मैं इस समय वहां जाकर उस राजाको भेजूंगा ॥५३॥ हे वरानने ! उस पुत्रकी इच्छा करनेवाले राजाको मैं एक पुत्र दूंगा वह इसबालकको लेकर फिर

घर जायगा ॥५४॥ व्यासजीने कहा हे राजन्! भगवान् इसप्रकार पद्मालया प्रियाको समझायकर और बालकको उसी स्थानमें रख उत्तम विमान पर चढ़ कम लाके सहित स्वर्गको चले गये ॥ ५५॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायामेकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ जनमेजयने कहा हे भगवन्! इस विषयमे मुझको महान् संशय उपस्थित हुआ है,लक्ष्मी और नारायणके उस सद्योजात असहाय बालक सन्तानको निर्जनवनमें त्याग करनेपर फिर उसको किसने ग्रहण किया ॥ १ ॥ अहो! उस तत्कालके उत्पन्न हुए बालककी क्या गति हुई ? सिंह व्याघ्रादि हिंसक जन्तुगणोंने क्यों उसको भक्षण न किया ? ॥ २ ॥

॥ व्यासउवाच ॥ इत्याश्वास्यप्रियांपद्मांकृत्वारक्षांचबालके ॥ विमानवरमारुह्यप्रययौप्रिययासह ॥ ५५ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेषष्ठ स्कंधेएकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ जनमेजयउवाच ॥ संशयोऽयंमहानत्रजातमात्रःशिशुस्तथा ॥ मुक्तःकेनगृहीतोऽसावेकाकीविजनेवने ॥ ॥ १ ॥ कागतिस्तस्यबालस्यजातासत्यवतीसुत ॥ व्याघ्रसिंहादिभिर्हिंस्रैर्गृहीतोनाऽतिबालकः ॥ २ ॥ व्यासउवाच ॥ लक्ष्मीनारायणौत स्मात्स्थानाच्चचलितौयदा ॥ तदैवतत्रचंपाख्यःप्राप्तोविद्याधरःकिल ॥ ३ ॥ विमानवरमारूढःकामिन्यासहितोनृप ॥ मदनालसयाकामंक्रीड मानोयदृच्छया ॥ ४ ॥ विलोक्यतंशिशुंभूमावेकाकिनमनुत्तमम् ॥ देवपुत्रप्रतीकाशंरममाणंयथासुखम् ॥ ५ ॥ विमानात्तरसोत्तीर्यचंपकस्तं शिशुंजवात्॥ जग्राहचमुदंप्रापनिधिंप्राप्ययथाऽधनः ॥ ६ ॥ गृहीत्वाचंपकःप्रादाद्देव्यैतंमदनोपमम् ॥ मदनालसायैतंबालंजातमात्रंमनोहरम् ॥ ७ ॥ सागृहीत्वाशिशुंप्रेम्णासरोमांचाऽसविस्मया ॥ मुखंचुचुंबबालस्यकृत्वातुहृदयेभृशम् ॥ ८ ॥

व्यासजीने कहा हे महाराज! लक्ष्मी और नारायणके उस स्थानसे चले जानेपर चम्पकनामक विद्याधर॥३॥मनोहर विमानपर चढ मदनालसानामक स्त्रीके संग क्रीडा करते करते इच्छानुसार वहां आनकर उपस्थित हुआ ॥ ४ ॥ देवपुत्रकी समान मनोहर कान्ति परमसुन्दर उस बालकको पृथ्वीमे अकेला सुखपूर्वक क्रीडा करते देखकर॥५॥चम्पकने शीघ्र विमानसे उतर उसको ग्रहण किया।निर्धन पुरुष जिसप्रकार निधि पानेसे प्रसन्न होता है मनोहर पुत्रको प्राप्त कर विद्याधरभी उसी प्रकार आनन्दित हुआ ॥६॥ चम्पकने उस सद्योजात मनोहर कामदेवकी समान बालकको ग्रहण कर मदनालसा देवीको दिया ॥ ७ ॥ मदनालसा बालकको

ग्रहणकर आश्चर्ययुक्त और पुलकित हुई और हृदयसे लगाय मुखचुम्बन करने लगी ॥८॥ हे भारत ! मदनालसा बालकको पुत्रभावसे गोदीमें ले आलिंगन और चुम्बन कर परमप्रसन्न हुई ॥ ९ ॥ इसके उपरान्त दोनों बालकोको ले परमानन्दसे विमानपर चढे अनन्तर तन्वंगी मदनालसा हँसकर पतिसे पूँछने लगी ॥ १० ॥ हे नाथ ! यह बालक किसका है इसको वनमें कौन छोडगया है ? बोध होता है कि, देवदेव पिनाकपाणिने मुझको यह पुत्र दान किया है ॥ ११ ॥ चम्पकने कहा यह बालक देव दानव अथवा गन्धर्वकी सन्तान है यह मैं उन सर्वज्ञ शचीपति इन्द्रसे अभी जाकर पूँछूगा ॥ १२ ॥ उनकी आज्ञा करनेपर फिर इस वनमे प्राप्त हुएको वेदमंत्रद्वारा संस्कृत कराय पुत्रत्वमें ग्रहण करूंगा, विशेष कर विना जाने हठात् कोई कार्य करना मुझको उचित नहीहै ॥ १३ ॥ चम्पक अपनी स्त्री मदना

आलिंगितश्चुंबितश्चतयाऽसौप्रीतिपूर्वकम् ॥ उत्संगेचकृतस्तन्व्यापुत्रभावेनभारत ॥ ९ ॥ कृत्वांकेतौसमारूढौविमानंदंपतीमुदा ॥ पतिंप्रच्छचार्वंगीप्रहस्यमदनालसा ॥ १० ॥ कस्याऽयंबालकःकांतत्यक्तःकेनचकानने ॥ पुत्रोऽयंममदेवेनदत्तरुद्रयंवकपाणिना ॥ ११ ॥ चंपक उवाच ॥ प्रियेगत्वाऽद्यपृच्छेयंशक्रंसर्वज्ञमाशुवै ॥ देवोवादानवोवाऽपिगंधर्वोवाशिशुःकिल ॥ १२ ॥ तेनाऽऽज्ञतःकरिष्यामिपुत्रंप्राप्तंवनादमुम् ॥ अदृष्ट्वानैवकर्तव्यंकार्यंकिंचिन्मयाध्रुवम् ॥ १३ ॥ इत्युक्त्वातांगृहीत्वातंविमानेनाऽथचंपकः ॥ ययौशक्रपुरंतूर्णंहर्षेणोत्फुल्ललोचनः ॥ १४ ॥ प्रणम्यपादयोःप्रीत्याचंपकस्तुशचीपतिम् ॥ निवेद्यबालकंप्राहकृतांजलिपुटःस्थितः ॥ १५ ॥ देवदेवमयालब्धस्तीर्थेपरमपावने ॥ कालिंदीतमसासंगेबालकोयंस्मरप्रभः ॥ १६ ॥ कस्याऽयंबालकःकांतःकथंत्यक्तःशचीपते ॥ आज्ञाचेत्तवदेवेशकुर्वेऽहंबालकंसुतम् ॥ १७ ॥ अतीवसुंदरोबालःप्रिययावल्लभःसुतः ॥ कृत्रिमस्तुसुतः प्रोक्तोधर्मशास्त्रेषुसर्वथा ॥ १८ ॥ इंद्रउवाच ॥ पुत्रोयंवासुदेवस्यवाजिरूपधरस्यह ॥ हैहयोऽयंमहाभागलक्ष्म्यांजातःपरंतपः ॥ १९ ॥

लसासे यह कह बालकको ग्रहणपूर्वक हर्षोत्फुल्ल लोचनसे शीघ्र इन्द्रपुरमें गया ॥ १४ ॥ चम्पकने प्रीतिपूर्वक शचीपति इन्द्रके चरणोमे प्रणाम कर बालक विवरण सुनाय हाथ जोडकर कहा ॥ १५ ॥ हे देवेन्द्र ! मैने कालिन्दी और तमसाके संगमरूप परम पवित्र तीर्थस्थलमें इस कामदेवके समान बालकको प्राप्त किया है ॥ १६ ॥ हे प्रभो ! हे शचीकान्त ! वह पुत्र किसका है ? और इसको कौन छोड़ गया ? यदि आपका विचार हो तो मैं इस बालकको पुत्ररूपमें ग्रहण करूं ॥ १७ ॥ यह बालक अत्यन्त सुन्दर और मेरी स्त्रीको अति प्रिय है धर्मशास्त्रमें भी कृत्रिमपुत्रकी विधि कही गयी है अतएव मेरी अत्यन्त इच्छा है कि, इस बालकको वेदमन्त्रद्वारा संस्कार कराय पुत्ररूपसे ग्रहण करूं ॥ १८ ॥ इन्द्रने कहा हे महाभाग ! भगवान् वासुदेवने अश्वरूपधारणपूर्वक

कमलाके गर्भसे उत्पन्न किया है यह हैहयनामक है ॥ १९ ॥ वह ययातितनय तुर्वसुको यह शत्रुसंहारक्षम बालक प्रदान कर भलीभांति कार्यसाधन करेंगे ॥२०॥ वह धार्म्मिक राजा हरिसे प्रेरित अभी पुत्रके निमित्त उस मनोहर पवित्र तीर्थमे आवेगे ॥ २१ ॥ जबतक वह देवदेव विष्णुसे प्रेरित हो उस स्थानमे न आवे उससे पहलेही तुम शीघ्र वहां जाय इस रमणीय मूर्ति बालकको उसी स्थानमें रख दो ॥२२॥ हे विद्याधरप्रवर ! तुम अब मुहूर्त्तमात्र भी विलम्ब मत करो राजा बालकको न देखकर अत्यन्त दुःखित होगे ॥२३॥ अतएव हे चम्पक ! तुम इस बालककी ममता त्यागकरो राजा इस पुत्रको ग्रहण करे यह बालक पृथ्वीतलमें एकवीर नामसे विख्यात होगा ॥२४॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! इन्द्रके यह वचन सुनकर चम्पक पुत्रको ले तत्काल वहां जाय ॥२५॥ उसको उसी स्थानमें रख. विमानपर चढ

उत्पादितोभगवताकार्यार्थंकिलबालकः ॥ दातुंनृपतये नूनंययातितनयायच ॥ २० ॥ हरिणाप्रेरितःसोऽद्यराजापरमधार्मिकः ॥ आगमि
ष्यतिपुत्रार्थंतीर्थेतस्मिन्मनोरमे ॥ २१ ॥ तावत्त्वंगच्छतत्रैवगृहीत्वाबालकंशुभम् ॥ यावन्नयातिनृपतिर्ग्रहीतुंहरिणेरितः ॥ २२ ॥ गत्वातत्र
विमुंचैनंविलंबंमाकृथावर ॥ अदृष्ट्वाबालकंराजादुःखितश्चभविष्यति ॥ २३ ॥ तस्माच्चंपकमुंचैनंराजाप्राप्नोतुपुत्रकम् ॥ एकवीरेतिनाम्नाऽयं
ख्यातःस्यात्पृथिवीतले ॥२४॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाचंपकस्त्वरयान्वितः ॥ जगामपुत्रमादायस्थलेतस्मिन्महीपते ॥ २५ ॥
मुमोचबालकंतत्रयत्रपूर्वस्थितोह्यभूत् ॥ आरुह्यस्वविमानंतुययौस्वाश्रममंडलम् ॥ २६ ॥ तदैवकमलाकांतोलक्ष्म्यासहजगद्गुरुः ॥ विमान
वरमारूढोजगामनृपतिंप्रति॥२७॥दृष्टस्तदातेननृपेणविष्णुःसमुत्तरंस्तत्रविमानमुख्यात् ॥ जहर्षराजाहरिदर्शनेनपपातभूमौखलुदंडवच्च॥२८॥
उत्तिष्ठवत्सेतिहरिःपतंतमाश्वासयद्भूमिगतंस्वभक्तम् ॥सोऽप्युत्सुकोवासुदेवंपुरःस्थंतुष्टावभक्त्यामुखरीकृतोऽथ॥२९॥देवाधिदेवाऽखिललोकना
थकृपानिधेलोकगुरोरमेश ॥ मंदस्यमेतेकिलदर्शनंयत्सुदुर्लभंयोगिजनैरलभ्यम् ॥ ३० ॥

अपने घरको चलागया॥ २६॥ उसी समय त्रैलोक्यनाथ कमलाकान्त प्रभासे कान्तिमान् विमानपर चढ राजाके निकट गये॥ २७॥ भगवान् विमानसे उतरतेही थे उसी समय राजा तुर्वसु उनको देखते ही प्रसन्न हुए और पृथ्वीमें गिरकर दण्डवत् प्रणाम किया॥ २८॥ हे वत्स ! उठो मनकी मलीनता दूर करो यह कहकर नारायणने उस पृथ्वीमें पड़ेहुए अपने भक्त राजाको समझाया राजाभी उत्सुक और भक्तियुक्तचित्तसे सामने स्थित वासुदेवकी स्तुति करनेके लिये वचन कहने लगा ॥ २९॥ हे रमेश ! आप देवताओंके अधिदेवता, सम्पूर्णलोकमण्डलके नाथ करुणाके समुद्र और सब मनुष्योंको उपदेश देनेवाले हैं। हे प्रभो ! आपका दर्शन योगिगणोंको

भी अत्यन्त दुर्लभ है मैने अत्यन्त मन्दमति होकर भी आपका यह दर्शन प्राप्त किया हे प्रभो । इसके द्वारा आपकी अपार करुणा प्रकाश होती है॥ ३० ॥हे भगवन्! हे अनन्त ! जो मोहरहित और विषयसे विरत हैं वही आपका दर्शन प्राप्त करनेके अधिकारी हैं हे देवादिदेव ! मैं आशारूपी जालमें बंधा हूं मैं आपका दर्शन प्राप्त करनेमे सब प्रकार अयोग्य हूं इसमें संदेह नहीं ॥ ३१ ॥ नृपतिश्रेष्ठ तुर्वसुके इसप्रकार स्तव करनेपर फिर भगवान् विष्णु अमृतमयवचनसे कहने लगे हे राजन् ! मैं तुम्हारी तपस्यासे सन्तुष्ट हुआ हूं तुम मनके अभिलाषित वरकी प्रार्थना करो मै इस समय वही दूंगा ॥ ३२ ॥ तदनन्तर राजाने सामने खडे परात्पर विष्णुके चरणोंमें फिर प्रणाम कर कहा हे मुरारे ! मैने पुत्र प्राप्त होनेके निमित्त तपस्या की है मुझको आत्मतुल्य पुत्र दीजिये ॥ ३३ ॥ आदिदेव राजाकी प्रा

येनिःस्पृहास्तेविषयैरपेतास्तेषांत्वदीयंखलुदर्शनंस्यात् ॥ आशापरोऽहंभगवन्ननंतयोग्योनतेदर्शनेदेवदेव ॥ ३१ ॥ इतिस्तुतस्तेननृपेणविष्णुस्तमाहवाक्येनसुधामयेन ॥ वृणीष्वराजन्मनसेप्सितंतेददामितुष्टस्तपसातवेति ॥ ३२ ॥ ततोनृपस्तंप्रणिपत्यपादयोःप्रोवाचविष्णुंपुरतःस्थितंच ॥ तपस्तुतप्तंहिमयासुतार्थेपुत्रंददस्वात्मसमंमुरारे ॥ ३३ ॥ श्रुत्वानृपप्रार्थितमादिदेवस्तमाहराजानममोघवाक्यम् ॥ ययातिसूनोव्रजतत्रतीर्थेकलिंदकन्यातमसाप्रसंगे ॥ ३४ ॥ मयाऽद्यपुत्रस्तुयथेप्सितस्तेतत्रैवमुक्तोऽस्त्यमितप्रभावः ॥ लक्ष्म्याःप्रसूतोममवीर्यजश्चकृतस्तवाऽर्थेऽथगृहाणराजन् ॥३५॥ श्रुत्वाहरेर्वाक्यमतीवमृष्टंसंतुष्टचित्तःप्रबभूवराजा ॥ हरिस्तुदत्त्वेतिवरंजगामवैकुंठलोकंरमयायुतश्च ॥ ३६ ॥ सोऽथययातिसूनुर्ययावनुद्घातरथेनराजा ॥ प्रेमान्वितस्तत्रसुतोऽस्तियत्रवचोनिशम्येतिजनार्दनस्य ॥ ३७ ॥ सतत्रगत्वाऽतिमनोहरंतंददर्शबालंभुविखेलमानम् ॥ मुखेनिवेश्यैककरेणकृत्वाश्लक्ष्णंपदांगुष्ठमनन्यसत्त्वः ॥ ३८ ॥

र्थना सुन उनसे अमोघवचन कहने लगे हे ययातिनन्दन । तुम यमुना और तमसाके संगमतीर्थमें जाओ ॥ ३४ ॥ अभी मै उस स्थानमें तुम्हारे निमित्त जैसी तुम इच्छा करते थे वैसाही अमितप्रभाव एक पुत्र रख आया हूं तुम शीघ्र जाकर ग्रहण करो हे राजन् ! उस पुत्रने मेरे उरसे और कमलाके जठरसे जन्म ग्रहण किया है ॥ ३५ ॥ राजा हरिके मधुर विमल वचन सुनकर अत्यन्त सन्तुष्ट हुए तब भगवान् विष्णु भी उनको वर दे रमाके सहित वैकुण्ठको चलेगये ॥ ३६ ॥ ययातिपुत्र राजा तुर्वसु जनार्दनके यह वचन सुननेके पीछे प्रेमपूरित चित्तसे एक अप्रतिहतगति रथपर चढ जिस स्थानमें वह पुत्र था, उसी स्थानमें गया ॥ ३७ ॥ वहां जातेही असाधारण प्रभायुक्त देखा कि वह परमसुन्दर मनोहर बालक एक कोमल हाथसे चरणका अँगूठा पकडे मुखमें दिये प्रसन्नतापूर्वक पृथ्वीमें खेल रहा

है ॥ ३८ ॥ यह पुत्र नारायणके अश और कमलाके उदरसे उत्पन्न है सुतरां नारायणकी समान प्रभावयुक्त है उस कामदेवकी समान मनोहर बालकको देखकर लोकविख्यात नरेश्वर हरिवर्माका मुखकमल हर्षसे प्रफुल्लित होगया ॥ ३९ ॥ राजा दोनों हस्तकमलोंमें पुत्रको ग्रहणकर प्रेमसागरमें निमग्न हुए और हर्षसे भर मस्तक सूंघ अत्यन्त आनन्दित—मनसे आलिङ्गन करने लगा ॥ ४० ॥ बालकका मनोहर मुखकमल देखकर आनन्दके आंसुवोंसे भर राजाका कण्ठ रुकगया तब उन्होंने बालकसे गद्गद वाणीसे कहा हे पुत्र ! नारायणने सन्तुष्ट होकर मुझको तू पुत्ररत्न दान किया है तुम मेरी पुन्नाम नरकपातके भयसे रक्षा करो ॥ ४१ ॥ हे वत्स ! मैंने तुम्हारे निमित्त पूर्ण सौ वर्ष कठिन तपस्या की है उससे कमलापतिने परितुष्ट होकर मुझे संसारसुखके निमित्त तुमको दान किया ॥ ४२ ॥ तुम्हारी जननी रमा देवी मेरे निमित्त अपनी अङ्कजात सन्तानको त्यागकर हरिके संग चली गई हे वत्स ! तुमको गोदीमें लेकर तुम्हारा हास्यविकसित मुखकमल देखनेसे जिसका मुख प्रफुल्लित होता है वही जननी धन्य है ॥ ४३ ॥ हे हृदयनन्दन । देवादिदेव रमापतिने तुम्हें मेरी संसारसागरकी नौकास्वरूप किया है यह कह राजा उस बालकको ग्रहण कर प्रसन्नमनसे घरकी ओर चले ॥ ४४ ॥ नगरीमें राजा फिर आते हैं यह सुनकर राजाके मंत्री पुरवासी और समस्त प्रजा पुरोहितादि उपहारकी सामग्री संग ले उनके निकट आये ॥ ४५ ॥ तब वन्दीगण गायक और सूतगण राजाके सन्मुख उपस्थित हुए राजाने पुरीमें प्राप्त हो आएहुए

तंवीक्ष्यपुत्रंमदनस्वरूपंनारायणांशंकमलाप्रसूतम् ॥ हरिप्रभावंहरिवर्मनामाहर्षप्रफुल्लाननपंकजोऽभूत् ॥ ३९ ॥ गृह्णन्सुवेगात्करपंकजाभ्यां बभूवप्रेमार्णवमग्नदेहः ॥ मूर्धन्युपाघ्रायमुदान्वितोऽसौननंदराजासुतमालिलिंग ॥४०॥ मुखंसमीक्ष्याऽतिमनोहरंतमुवाचनेत्रांबुनिरुद्धकंठः ॥ दत्तोऽसिदेवेनजनार्दनेनमात्राहिपुत्राऽवमदुःखभीतेः ॥ ४१ ॥ ततंमयापुत्रतपस्तवार्थेसुदुष्करंवर्षशतंचपूर्णम् ॥ तेनैवतुष्टेनरमाप्रियेणदत्तोऽसि ससारसुखोदयाय ॥ ४२ ॥ मातारमात्वांतनुजंमदर्थेत्यक्त्वागतासाहरिणासमेता ॥ धन्यातुसायाप्रहसंतमंकेकृत्वासुतंत्वांमुदिताननास्यात् ॥४३॥ त्वमेवसंसारसमुद्रनौकारूपःकृतःपुत्रलक्ष्मीधरेण ॥ इत्येवमुक्त्वानृपतिःसुतंतंमुदासमादाययर्योगृहाय ॥ ४४ ॥ पुरीसमीपेनृपमागतं तमाकर्ण्यसर्वेसचिवास्तुराज्ञः ॥ ययुःसमीपंनृपतेश्चलोकाःसोपायनास्तेसपुरोहिताश्च ॥ ४५ ॥ बंदीजनागायनकाश्चसूताःसमाययुःसंमुखमाशुराज्ञः ॥ नृपःपुरंप्राप्यपुरःसमागतंजनंसमाश्वास्यवाक्यैश्चदृष्ट्या ॥ ४६ ॥

सम्पूर्ण मनुष्योंको स्नेहदृष्टिसे देख और मधुरसम्भाषणद्वारा समझाया ॥ ४६ ॥ तदनन्तर पौरगणोंसे पूजित हो पुत्रके सहित नगरीमें प्रवेश किया राजा जब राजमार्गमे जानेलगे तब पौरगणोंने उनके ऊपर पुष्प और लाज ( खीलैं ) बरसाये ॥ ४७ ॥ अनन्तर राजाने दोनो हाथोंसे पुत्रको ग्रहण कर मंत्रीगणोंके सहित अपनी समृद्धिसम्पन्न गृहमे प्रवेश किया तदनन्तर तुर्वसुने उस सद्यःप्रसूत कामदेवकी समान मनोहर पुत्रको अपनी महिषीके हाथोंमें समर्पण किया ॥४८॥ मनोरमा राजपत्नी अभिनव सन्तानको ग्रहण कर राजासे पूंछने लगी हे राजन् ! यह मन्मथमूर्ति सुजात पुत्र कहां पाया ॥ ४९ ॥ किसने आपको यह प्रदान किया ? हे नाथ ! आप शीघ्र कहिये यह बालक मेरा मन हरण करता है तब राजाने आनन्दित होकर कहा हे प्रिये ! कृपानिधि कमलापतिने मुझको यह पुत्र प्रदान किया है ॥ ५० ॥ हे चपलनयने ! यह सन्तान नारायणके अंश और कमलाके गर्भसे उत्पन्न है हे देवी ! इस सन्तानमें बल वीर्य धैर्य गम्भीरता इत्यादि

सपूजितःपौरजनेनराजाविवेशपुत्रेणयुतोनगर्याम् ॥ मार्गेषुलाजैःकुसुमैःसमंताद्विकीर्यमाणोनृपतिर्जगाम ॥४७॥ गृहंसमृद्धंसचिवैःसमेतःसुतं समादायमुदाकराभ्याम् ॥ राज्यैददौचाऽथसुतंमनोज्ञंसद्यःप्रसूतंचमनोभवाभम् ॥ ४८ ॥ राज्ञीगृहीत्वाऽभिनवंतनूजंपप्रच्छराजानमनिंदि तासा ॥ राजन्कुतश्चैषसुतःसुजन्माप्राप्तस्त्वयामन्मथतुल्यरूपः ॥४९॥ केनैषदत्तःकथयाऽऽशुकांतचेतोमदीयंप्रहृतंसुतेन ॥ नृपस्तदोवाच मुदान्वितोऽसौप्रियेरमेशेनसुतोतिमह्यम् ॥५०॥ लोलाक्षिदत्तःकमलासमुत्थोजनार्दनांशोऽयमहीनसत्त्वः॥सातंगृहीत्वामुदमापराज्ञीराजाचका रोत्सवमद्भुतंच ॥५१॥ ददौचदानंकिलयाचकेभ्योगीतानिवाद्यानिबहूनिनेदुः ॥ कृत्वोत्सवंभूपतिरात्मजस्यनामैकवीरेतिचकारविश्रुतम् ॥ ॥५२॥ सुखंचसंप्राप्यमुदान्वितोऽसौननंददेवाधिपतुल्यवीर्यः ॥ पुत्रंहरेरूपगुणानुरूपंसंप्राप्यवंशस्यऋणाच्चमुक्तः ॥ ५३ ॥ इतिसकलसुरा णामीश्वरेणार्पितंतंसकलगुणगणाढ्यंपुत्रमासाद्यराजा ॥ विविधसुखविनोदैर्भार्ययासेव्यमानोव्यहरतनिजगेहेशक्रतुल्यप्रतापः ॥ ५४ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेषष्ठस्कंधेविंशोऽध्यायः ॥ २० ॥

समस्त गुण विद्यमान है इसमे सन्देह नहीं तब महिषीने उस बालक सन्तानको ग्रहण कर अपरिमेय आनन्द प्राप्त किया अनन्तर राजा तुर्वसुने राजभवनमें अद्भुत उत्सव आरम्भ किया ॥ ५१ ॥ और याचकगणोंको दान किया राजभवममें अनेक प्रकारके गीत और बाजोंकी ध्वनि होने लगी भूपति तुर्वसुने पुत्र होनेमें उत्सव कर उसका नाम एकवीर रख दिया ॥ ५२ ॥ इन्द्रकी समान वीर्यवान् वह नरपति भगवान् हरिकी समानरूप और गुणयुक्त पुत्रको प्राप्त हो सुखी हुए और वंशके ऋणदायसे छूटकर अत्यन्त आनन्दित हुए ॥ ५३ ॥ हे राजन् ! इन्द्रकी समान पराक्रमशाली वह राजा इसप्रकार समस्त देवताओंके अधिपति नारायणके दिये सर्वगुणालंकृत उस पुत्रको पाय प्रियतमासे सुखसेवित और उसके सहित अनेक विनोद और राजभोगमें निरन्तर निरत रह अपने घर विहार करने लगे ॥ ५४ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कंधे भाषाटीकायां विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥

व्यासजीने कहा हे राजन्! उसी अवसरमे नरपति तुर्वसुने पुत्रका जातकर्मादि संस्कार कराया क्रमानुसार बालक लालित पालित हो दिन दिन बढनेलगा॥ १॥ राजा उस पुत्रजनित संसारके सुखको प्राप्त हो "इस उदारात्मा पुत्रद्वारा मै पितृऋण, ऋषिऋण और देवऋणसे छूटा" मनमे इसप्रकार विचारने लगा॥ २॥ अनन्तर छठे मासमें विधिपूर्वक उसका अन्नप्राशन और तीसरे वर्षमें सम्यक्प्रकार चूडाकरणादि क्रिया सम्पादन की॥३॥ उन समस्त क्रियाओंमें राजाने ब्राह्मण गणोंको अनेक द्रव्य, धन और गोदान तथा अन्य याचकगणोंको भी अनेकप्रकारके द्रव्य देकर सन्तुष्ट किया॥४॥ ग्यारहवें वर्षमें उसका मौंजीबन्धन (यज्ञोपवीत) इत्यादि उपनयनकर्म साधनकर धनुर्वेद अध्ययनमें उसको नियुक्त किया॥५॥ तदनन्तर पुत्रको वेदाध्ययनमें पारदर्शी और राजधर्ममे विशारद हुआ देख राजाने

व्यासउवाच॥ जातकर्मादिसंस्कारांश्चकारनृपतिस्तदा॥ दिनेदिनेजगामाशुवृद्धिंबालःसुलालितः॥ १॥ नृपःसंसारजंप्राप्यसुखंपुत्रसमुद्भवम्॥ ऋणत्रयविमोक्षंचमेनेतेनमहात्मना॥ २॥ षष्ठेन्नप्राशनंतस्यकृत्वामासियथाविधि॥ तृतीयेऽथतथावर्षेचूडाकरणमुत्तमम्॥ ३॥ चकारब्राह्मणान्द्रव्यैःसंपूज्यविविधैर्धनैः॥ गोभिश्चविविधैर्दानैर्याचकानितरानपि॥ ४॥ वर्षेचैकादशेतस्यमौजीबंधनकर्मवै॥ कारयित्वा धनुर्वेदमध्यापयतपार्थिवः॥ ५॥ अधीतवेदंपुत्रंतंराजधर्मविशारदम्॥ दृष्ट्वातस्याऽभिषेकायमतिंचक्रेजनाधिपः॥ ६॥ पुष्यार्कयोगसंयुक्तेदिवसेनृपसत्तमः॥ कारयामाससंभारानभिषेकार्थमादरात्॥ ७॥ द्विजानाहूयवेदज्ञान्सर्वशास्त्रविचक्षणान्॥ अभिषेकंचकाराऽसौविधिवत्स्वात्मजस्यह॥ ८॥ जलमानीयतीर्थेभ्यःसागरेभ्यश्चपार्थिवः॥ स्वयंचकारविधिवदभिषेकंशुभेदिने॥ ९॥ धनंदत्त्वाऽथविप्रेभ्योराज्यंपुत्रेनिवेश्यसः॥ जगामवनमेवाऽऽशुस्वर्गकामःसभूपतिः॥ १०॥ एकवीरंनृपंकृत्वासंमान्यसचिवानथ॥ भार्ययासहभूपालःप्रविवेशवनंवशी॥ ११॥ मैनाकशिखरेराजाकृत्वातार्तीयमाश्रमम्॥ नित्यंपत्रफलाहारश्चिंतयामासपार्वतीम्॥ १२॥ एवंसनृपतिःकृत्वादिष्टांतेसहभार्यया॥ मृतोऽसौवासवंलोकंगतःपुण्येनकर्मणा॥ १३॥

उसका अभिषेक करनेकी इच्छा की॥६॥ नृपतिसत्तम तुर्वसुने आदरपूर्वक पुष्य और अर्कयोगयुक्त दिनमें अभिषेकके निमित्त सम्पूर्ण सामग्री मँगाई॥ ७॥ वह सर्वशास्त्रोंमे निपुण वेदके जाननेवाले ब्राह्मणोको बुलाय यथाविधि पुत्रकी अभिषेकक्रियामें प्रवृत्त हुए॥ ८॥ तीर्थ और सागरसे जल मँगाय शुभ दिनमें राजाने स्वयंही पुत्रकी अभिषेकक्रिया सम्पादन की॥९॥ अभिषेकके समाप्त होनेपर शीघ्रही वह राजा ब्राह्मणगणोंको भूरि भूरि धनदानपूर्वक पुत्रको राज्यभार दे स्वर्ग प्राप्तिकी इच्छासे वनको चलेगये॥ १०॥ नृपति तुर्वसुने एकवीरको राजासनपर बैठाय मंत्रीगणोंका सन्मान कर संयतेन्द्रिय हो भार्याके सहित वनमें प्रवेश किया॥ ११॥ अनन्तर वह मैनाक पर्वतके शिखरमें तृतीयाश्रम(वानप्रस्थधर्म)अवलम्बनपूर्वक प्रतिदिन पत्ते और फलादि आहार कर पार्वतीका ध्यान करने लगे॥ १२॥इसप्रकार

उनके प्रारब्धकर्मका अवसान होनेपर वह भार्याके सहित मृत्युको प्राप्त हो पुण्यकर्मद्वारा इन्द्रलोकको गये ॥ १३ ॥ राजाको स्वर्ग गया सुनकर एकवीर हैहयने उनकी वेदनिर्दिष्ट और्ध्वदेहिक क्रिया सम्पादन की ॥ १४ ॥ राजपुत्र बुद्धिमान् हैहय पिताकी सम्पूर्ण उत्तर क्रियाओंका अनुष्ठान कर पिताका दिया निष्कण्टक राज्य पालन करने लगा ॥ १५ ॥ धर्मात्मा राजा एकवीर राज्य प्राप्त होनेके अनन्तर मंत्रीगणोंके विचारसे अनेक उत्तम २ भोग्य द्रव्योंके सम्भोग करने लगा ॥ १६ ॥ वह प्रतापवान् नरपति एकदिन घोडेपर चढ मन्त्रीके पुत्रोंके सहित गंगाके तटपर गया ॥ १७ ॥ वहां विचरण करते करते उसने देखा कि कोकिलाओंकी मधुरध्वनिसे युक्त भौरोंकी मनोहर गुजारसे झंकारित फलपुष्पोंसे शोभित वृक्षमाला मनोहर शोभा धारण कर रही है ॥ १८ ॥ समीपही मुनि

इंद्रलोकंपिताप्राप्तइतिश्रुत्वाऽथहैहयः ॥ चकारवेदनिर्दिष्टंकर्मचैवौर्ध्वदेहिकम् ॥ १४ ॥ कृत्वोत्तराःक्रियाःसर्वाःपितुःपार्थिवनंदनः ॥ राज्यंचकारमेधावीपित्रादत्तंसुसंमतम् ॥ १५ ॥ एकवीरोऽथधर्मज्ञःप्राप्यराज्यमनुत्तमम् ॥ बुभुजेविविधान्भोगान्सचिवैश्वसुमानितः॥ १६ ॥ एकस्मिन्दिवसेराजामंत्रिपुत्रैःसमन्वितः ॥ जगामजाह्नवीतीरेहयारूढःप्रतापवान् ॥१७॥ संपश्यन्पादपान्रम्यान्कोकिलालापसंयुतान् ॥ पुष्पितान्फलसंयुक्तान्षट्पदालिविराजितान् ॥ १८ ॥ मुनीनामाश्रमान्दिव्यान्वेदध्वनिनिनादितान् ॥ होमधूमावृताकाशान्मृगशावसमावृतान्॥ ॥ १९ ॥ केदाराञ्छालिसंपक्कान्गोपिकाभिःसुरक्षितान्॥प्रफुल्लपंकजारामान्निकुंजांश्चमनोरमान् ॥ २० ॥ प्रेक्षमाणःप्रियालांस्तुचंपकान्पनसद्रुमान् ॥ बकुलांस्तिलकान्नीपान्मंदारांश्चप्रफुल्लितान् ॥ २१ ॥ शालांस्तालतमालांश्चजंबूचूतकदंबकान् ॥ सगच्छञ्जाह्नवीतोयेप्रफुल्लंशतपत्रकम् ॥ २२ ॥ पंकजंचाऽतिगंधाढ्यमपश्यदवनीपतिः ॥ दक्षिणेजलजस्याऽथपार्श्वेकमललोचनाम् ॥ २३ ॥ कनकाभांसुकेशींचकंबुग्रीवांकृशोदरीम् ॥ बिंबोष्ठींसुंदरींकिंचित्समुद्वृत्तसुपयोधराम् ॥ २४ ॥

योंके दिव्य आश्रमोंमें वेदकी ध्वनि होरही है आकाशमें होमका धुआँ छा रहा है मृगोंके बच्चे फिर रहे हैं ॥ १९ ॥ क्षेत्र क्यारियोंमें पके धान खडे है गोपी उनकी रक्षा करती हैं खिले कमलवाले सरोवरोयुक्त बगीचे मनोहर निकुंजोंमें ॥ २० ॥ देखनेवालोंका मन हर जाता है । प्रियाल, चम्पक, पनस, बकुल, तिलक, नीप, फूलेमन्दार ॥ २१ ॥ शाल, ताल, तमाल, जामन, आम, कदम्ब देखता हुआ गंगाजलमें सौ पखुरीवाले फूले कमलको ॥ ॥ २२ ॥ जिसमे बडी गंध आती थी राजाने देखा और इस कमलके दक्षिणपार्श्वमे एक परम मनोहर कमललोचना ॥ २३ ॥ कन्याको देखा उसके अङ्गकी प्रभा सुवर्णकी समान सुशोभित केशकलाप आकुंचित और दीर्घ ग्रीवा कम्बुकी समान, उदर कृश, ओष्ठ बिम्बके फलकी समान

मनोहर, सम्पूर्ण अङ्ग सौन्दर्यसम्पन्न और सुगठित स्तन कुछेक उठे हुए ॥ २४ ॥ नासिका मनोहर और सर्वाङ्ग अत्यन्त सुन्दर उस मुकुलितयौवना कामिनीको अपनी सखियोंके विरहजनित दुःखसे कातर॥२५॥और विह्वल हुई निर्जनमे कुररीकी समान रोदन करते देखकर राजाने उससे शोकका कारण पूंछकर कहा ॥२६॥ हे सुनासिके! तुम कौन हो हे सुमुखि! तुम किसकी पुत्री हो गंधर्वी वा देवकन्या कौन हो जो अकेली रोती हो॥२७॥ हे कोकिलकण्ठि!तुम बाला हो तुमको अकेला किसने छोड दिया हैं हे प्रियदर्शने! इस समय तुम्हारे पति अथवा पिता कहां चलेगये तुम मुझसे कहो ॥ २८ ॥ हे कुटिलनयने! तुमको क्या दुःख है इस समय वह मुझसे कहो हे कृशोदरि! मै भलीप्रकार तुम्हारा दुःख नष्ट करूंगा इसमें सन्देह नहीं ॥ २९ ॥ हे चारुसर्वाङ्गि! मेरे राज्यमे कोई किसीको पीडा नहीं देता हे सुदर्शने! मेरे राज्यमे चौरभय वा राक्षसभय कुछ भी नहीं है ॥३०॥ मेरे शासनसमयमे पृथ्वीपर उत्पात और सिंहभय अथवा व्याघ्रभय इत्यादि किसी प्रकारके

सुनासांचारुसर्वांगीमपश्यत्कन्यकांनृपः॥ रुदतींतांसखीत्यक्त्वाविह्वलांदुःखपीडिताम् ॥ २५ ॥ साश्रुनेत्रांक्रंदमानांविजनेकुररीमिव ॥ संवीक्ष्यराजापप्रच्छकन्यकांशोककारणम् ॥ २६ ॥ सुनसेब्रूहिकाऽसित्वंकस्यपुत्रीशुभानने ॥ गंधर्वीदेवकन्याऽथकथरोदिषिसुंदरि ॥ २७ ॥ कथमेकाकिनीबालेत्यक्ताकेनपिकस्वरे ॥ पतिस्तेक्वगतःकांतेपितावाब्रूहिसांप्रतम् ॥ २८ ॥ किंतेदुःखमरालभ्रुकथयाऽद्यममांतिके ॥ करोमि दुःखनाशंतेसर्वथैवकृशोदरि ॥ २९ ॥ नराज्येममतन्वंगिपीडांकोऽपिकरोत्यलम् ॥ नभयंचौरजंकांतेनराक्षसभयंतथा ॥ ३० ॥ मयिशासतिभूपालेनोत्पातादारुणाभुवि ॥ भयंनव्याघ्रसिंहेभ्योनभयंकस्याचिद्भवेत् ॥ ३१ ॥ वदवामोरुकस्मात्त्वंविलापंजाह्नवीतटे ॥ करोषित्राणहीनाऽत्रकिंतेदुःखंवदस्वमे ॥ ३२ ॥ हन्म्यहंदुःखमत्युग्रंप्राणिनांपृथिवीतले ॥ दैवंचमानुषंकांतेव्रतमेतन्ममाऽद्भुतम् ॥ ३३ ॥ विशाललोचने ब्रूहिकरोमितवचिंतितम् ॥ इत्युक्तेवचनेराज्ञाश्रुत्वोवाचमृदुस्वना ॥३४ ॥ शृणुराजेंद्रवक्ष्यामिममशोकस्यकारणम् ॥ विपत्तिरहितःप्राणीकथंरुदतिभूपते ॥३५॥ प्रब्रवीमिमहाबाहोयदर्थंरुदतीत्वहम् ॥ तवराज्यादन्यदेशेराजापरमधार्मिकः ॥ ३६ ॥ रैभ्योनाममहाराजःसंतानरहितोभृशम् ॥ तस्यभार्यासुविख्यातारुक्मरेखेतिनामतः ॥ ३७ ॥

भयकी सम्भावना नहीं ॥ ३१ ॥ हे वामोरु! तुम गंगाके निर्जन तटपर रक्षक विहीन अकेली विलाप करती हो तुमको क्या दुःख है वह मुझसे कहो ॥३२॥ हे विमले! मै पृथ्वीमें प्राणीगणोंके देव अथवा मनुष्यजात दोनो प्रकारके दुःख अत्यन्त उग्रतर होनेपरभी दूर करसकाहूं यही मेरा प्रधान व्रत है ॥३३॥ हे आयतनेत्रे! तुम्हारे मनमे क्या इच्छा है कहो मै इस समय वही करूंगा राजाके इस प्रकार कहनेपर फिर वह मनोरमा कामिनी मृदुस्वरसे कहने लगी ॥ ३४ ॥ हे राजन्! मैं शोकका कारण कहती हूं सुनो हे भूपते! प्राणिगणोंको विपत्ति उपस्थित न होनेसे वह व्यर्थ क्यों रोवेंगे ॥३५॥ हे महाबाहो! मैं जिस कारण रोदन करती हूं वह इस समय कहती हूं हे महाराज! आपके देशसे अन्यतर देशमे ॥३६॥ रैभ्यनामक परमधार्मिक एक राजा प्रथम निःसन्तान थे रुक्मरेखा नामक

उनकी परमसुन्दरी भार्या थी ॥ ३७ ॥ वह चतुर स्वाध्वी और सर्व्वसुलक्षणयुक्त थी किन्तु वह पुत्रहीन होनेसे दुःखसे दुःखित हो अपने पति रैभ्यराजाके प्रति कातर स्वरसे कहनेलगी॥ ३८॥हे नाथ! मैं पुत्रहीन हूं इस कारण मेरे मनमें कुछभी सुख नहीं है पृथ्वीमें मेरा जीवन वृथा है फिर इस जीवनसे क्या प्रयोजन है? ॥ ३९॥ राजमहिषीके दुःखित चित्तसे इस प्रकार कहनेपर राजाने वेदके जाननेवाले ब्राह्मणोंको बुलाय विधिपूर्वक उत्तमयज्ञ आरम्भ किया ॥ ४०॥ उन्होंने पुत्र प्राप्तिकी इच्छासे शास्त्रमें कहेहुए अनेकानेक द्रव्य दिये जब अनेकानेक घृतराशिकी आहुति दी जानेलगी तब उस प्रदीप्त अग्निसे सर्वाङ्ग सुन्दरी सर्वसुलक्षणयुक्त एक कन्या प्रगट हुई॥ ४१ ॥उस कन्याके दातोंकी पंक्ति अत्यन्त मनोहर दोनों भौयें अतिशोभायमान मुख पूर्णचन्द्रमाकी समान बिम्बसे होठ ॥ ४२ ॥ अंगप्रभा कन

सुरूपाचतुरासाध्वीसर्वलक्षणसंयुता ॥ अपुत्राढुःखिताकांतमित्युवाचपुनःपुनः ॥ ३८ ॥ किंजीवितेनमेनाथधिग्वृथाजीवितंमम ॥ वंध्या याःसुखहीनायाह्यपुत्रायाधरातले ॥ ३९ ॥ इत्येवंभार्ययाभूपःप्रेरितोमखमुत्तमम् ॥ चकारब्राह्मणांस्तज्ज्ञानाहूयविधिवत्तदा ॥ ४० ॥ पुत्रकामोधनंभूरिददावथयथोदितम् ॥ हूयमानेघृतेऽत्यर्थपावकादतिसुप्रभात् ॥ ४१ ॥ आविर्बभूवचार्वंगीकन्यकाशुभलक्षणा ॥ बिंबो ष्ठीसुदतीसुभ्रूःपूर्णचंद्रनिभानना ॥ ४२ ॥ कनकाभासुकेशांतारक्तपाणितलामृदुः ॥ सुरक्तनयनातन्वीरक्तपादतलाभृशम् ॥ ४३ ॥ हुताशनात्समुद्भूताहोत्रासास्वीकृतातदा ॥ होताप्रोवाचराजानंगृहीत्वातांसुमध्यमाम् ॥ ४४ ॥ राजन्पुत्रींगृहाणेमांसर्वलक्षणसंयुताम् ॥ एकावलीवसंभूताहूयमानाद्धुताशनात् ॥ ४५ ॥ नाम्नाचैकावलीलोकेख्यातापुत्रीभविष्यति ॥ सुखितोभवभूपालपुत्र्यापुत्रसमानया ॥ ॥ ४६ ॥ संतोषंकुरुराजेंद्रदत्तादेवेनविष्णुना ॥ होतुर्वाक्यंनृपःश्रुत्वादृष्ट्वातांकन्यकांशुभाम् ॥ ४७ ॥

ककी समान मनोहर,केश सूक्ष्म और घुंघराले, कर और चरण लाल वर्ण दोनो नेत्र लालकमलकी समान और सम्पूर्ण अङ्गप्रत्यङ्ग अत्यन्त कोमल थे ॥ ४३ ॥ अग्निसे उत्पन्न होनेपर होताने उस सुमध्यमा क्षीणाङ्गी कन्याको दोनो हाथोंमें लेकर राजासे कहा ॥ ४४॥ हे राजन्! इस सर्वसुलक्षण कन्याको ग्रहण करो होमके समय अग्निसे एकावली मालाकी समान उत्पन्न हुई है ॥ ४५ ॥ अतएव यह कन्या पृथ्वीमें एकावलीनामसे विख्यात होगी. हे पृथ्वीपालक ! इस पुत्रकी समान सुलक्षण कन्याको ग्रहणकर आप सुखी हूजिये ॥ ४६ ॥ हे राजेन्द्र ! देवदेव विष्णुने आपको यह कन्यारत्न दिया है इससे आप सन्तोष प्राप्त कीजिये

राजाने होताका वचन सुन इस शोभायमान कन्याको देखकर ॥४७॥ प्रसन्नचित्त हो उनके हाथसे उस मनोहर कन्याको लेलिया अनन्तर उस वरानना कन्या को लेकर अपनी स्त्री देवी रुक्मरेखाके निकट जाकर कहा ॥ ४८ ॥ हे सुभगे । इस कन्याको ग्रहणकर राज्ञी रुक्मरेखा उस कमलके समान नेत्रोंवाली मनोरमा कन्याको ले ॥ ४९ ॥ पुत्रप्राप्तिकी समान सुख अनुभव करनेलगी अनन्तर राजाने कन्याके जातकर्मादि मंगलकारी सम्पूर्ण कर्म्म ॥ ५० ॥ औरस पुत्र जन्मके समान किये राजा अपना यज्ञ समाप्त कर ब्राह्मणगणोको अनेक दक्षिणा ॥ ५१ ॥ प्रदानपूर्वक विदाकर अत्यन्त आनन्दित हुए वह असितापांगी कन्या पुत्रवत् वृद्धिको प्राप्त हो लालित और पालित हुई दिनदिन बढनेलगी ॥ ५२ ॥ राजाकी स्त्री रुक्मरेखा उस कन्याको प्राप्तकर अत्यन्त प्रसन्नहुई, उस दिनही पुत्रजन्मो

जग्राहपरमप्रीतोहोत्रादत्तांसुसंमताम् ॥ गृहीत्वानृपतिस्तांतुददौपत्न्यैवराननाम् ॥ ४८ ॥ आभाष्यरुक्मरेखायैगृहाणसुभगेसुताम् ॥ सातां कमलपत्राक्षींप्राप्यकन्यांमनोरमाम् ॥ ४९ ॥ जहर्षमुदिताराज्ञीपुत्रंप्राप्ययथासुखम् ॥ चकारमंगलंकर्मजातकर्मादिकंशुभम् ॥ ५० ॥ पुत्र जन्मसमुत्थंयत्तत्सर्वंविधिवत्ततः ॥ समाप्यचमखंराजाद्विजेभ्योदक्षिणांशुभाम् ॥ ५१ ॥ दत्त्वाविसृज्यविप्रेंद्रान्मुदंप्रापमहीपतिः ॥ दिनेदि नेऽसितापांगीपुत्रवृद्ध्याभृशंबभौ ॥ ५२ ॥ मुदंचपरमांप्रापनृपभार्यासुतान्विता ॥ उत्सवस्तद्दिनेतस्यप्रवृत्तः सुतजन्मजः ॥ ५३ ॥ पुत्रीपुत्र समाऽत्यर्थंबभूववल्लभाकिल ॥ राज्ञोमंत्रिसुताचाऽहंसुबुद्धेमन्मथाकृते ॥ ५४ ॥ यशोवतीचमेनामसमानंवयआवयोः ॥ वयस्याऽहंकृताराज्ञा क्रीडनायतयासह ॥ ५५ ॥ सदासहचरीजाताप्रेमयुक्तादिवानिशम् ॥ एकावलीगंधवंतियत्रपद्मानिपश्यति ॥ ५६ ॥ तत्रसारमतेबालानान्य त्रसुखमाप्नुयात् ॥ सुदूरेजाह्नवीतीरेभवंतिकमलान्यपि ॥ ५७ ॥

त्सवकी समान उत्सव आरम्भ हुआ ॥५३॥ वह कन्या पुत्रकी समान अत्यन्त प्रिय हो बढनेलगी और सबकी प्रिय हुई हे मन्मथमूर्त्ते । आप राजा और अत्यन्त बुद्धिमान् है मैं आपके समीप संपूर्ण वृत्तान्त निवेदन करूंगी श्रवण कीजिये मै उसी राजाके मंत्रीकी कन्या हूं ॥ ५४ ॥ और मेरा नाम यशोवती है वह एकावली और मैं समानरूप और समान वयसवाली थी. अत एव राजाने क्रीडाके निमित्त मुझको उसकी वयस्या सखी बनादिया था ॥ ५५ ॥ मै दिनरात उसकी प्रियसखी हो समय व्यतीत करतीथी एकावली जिस स्थानमे गंधयुक्त कमलको देखती ॥ ५६ ॥ उसी स्थानमें रहना और क्रीडा करना अच्छा समझती अन्य कहीं उसको

सुख प्राप्त नहीं होता दूरस्थित गंगाके तटपर अनेक कमल उत्पन्न होतेहैं॥५७॥एकावली मेरे और अन्यान्य सखियोंके सहित प्रसन्नतापूर्वक वहां जाती मैंने एकदिन राजासे कहा हे राजन् ! आपकी एकावली प्रतिदिन ॥५८॥ दूर निर्जनवनमें कमलसरोवर देखनेको जाती है अनन्तर राजाने उसको निषेध किया और अपने घरमें जलाशय बनाय उसमें अनेक कमलिनी लाय आरोपित कीं॥५९॥क्रमानुसार जब उसमें सम्पूर्ण कमल खिले तब सब भ्रमरगण आय उसमें मधुपान करनेलगे तथापि वह कमल प्राप्त होनेकी इच्छासे बाहर जानेलगी॥६०॥ तब राजा उसके संग सम्पूर्ण शस्त्रधारी रक्षकगण भेजनेलगे वह कृशांगी नृपनन्दिनी रक्षकगणसे रक्षितहो और अन्यान्य सखियोंके सहित॥६१॥क्रीडाके निमित्त गंगाके जलमें प्रतिदिन आती फिर क्रीडा समाप्त होनेपर घरको जाती ॥६२॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायामेकविंशोऽध्यायः ॥२१॥यशोवतीने कहा हे राजेंद्र ! एकदिन एकावली प्रातःकालके समय उठकर सखियोंके सहित गंगातटको चली सखियें उसको चँवर व्यजन करनेलगीं॥१॥रक्षकगण वस्त्र पहन भांतिभांति अस्त्रशस्त्र ग्रहणकर उसके संग संग गये क्रमानुसार वह क्रीडा करनेके लिये इस स्थानमें शोभायमान कमलोंके निकट उपस्थित हुई॥२॥ मैं भी उसके संग कमल लेकर खेलतेखेलते गंगातटपर आई और दोनो जनी अप्सराओंके सहित कमल लेकर क्रीडा करनेलगीं ॥ ३ ॥ जब हम दोनों क्रीडामें अत्यन्त आसक्त हुई तब कालकेतुनामक विख्यात एक बलवान् दानव परिघ असि गदा चाप बाण और तोमर ॥४॥ इत्यादि अस्त्रधारी अनेकराक्षसोंके सहित सहसा उस स्थानमें आनकर उपस्थित हुआ ॥ ५ ॥ एकावली उत्तमउत्तम कमल लेकर क्रीडा कररहीथी

रममाणातत्रयातामत्समेतासखीयुता ॥ मयानिवेदितंराजन्पुत्रीतेकमलाकरान् ॥५८॥ प्रेक्षमाणाऽतिदूरेसाप्रयातिनिर्जनेवने ॥ निषेधिताऽथ पित्राऽसौगृहेकृत्वाजलाशयान् ॥ ५९ ॥ कमलान्वापयित्वाऽथपुष्पितान्भ्रमरावृतान् ॥ तथापिनिर्ययौबालाकमलासक्तचेतना ॥६०॥ तदा राज्ञारक्षपालाःप्रेरिताःशस्त्रपाणयः ॥ एवंरक्षायुतातन्वीमत्समेतासखीयुता ॥ ६१ ॥ क्रीडार्थंजाह्नवीतोयेनित्यमायातियातिच ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेषष्ठस्कंधेएकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥ यशोवत्युवाच ॥ प्रातरुत्थायतन्वंगीचलिताचसखीयुता ॥ चामरैर्वीज्यमानासारक्षिताबहुरक्षिभिः ॥ १ ॥ सायुधैश्चाऽतिसन्नद्धैःसहितावरवर्णिनी ॥ क्रीडार्थमत्रराजेंद्रसंप्राप्तानलिनींशुभाम् ॥ २ ॥ अहमप्यनयासार्धंगंगातीरेसमागता॥अप्सरोभिःसमेताचकमलैःक्रीडमानया ॥३ ॥ एकावलीतथाचाऽहंजातेक्रीडापरेयदा ॥ सहसैवतदायातोदानवोबलसंयुतः ॥ ॥ ४ ॥ कालकेतुरितिख्यातोराक्षसैर्बहुभिर्युतः॥परिघासिगदाचापबाणतोमरपाणिभिः ॥ ५ ॥ दृष्टाचैकावलीतेनरूपयौवनशालिनी ॥ द्विती याकामपत्नीवक्रीडमानासुपंकजैः ॥ ६ ॥

इसी समयमे कालकेतुने उसको इसप्रकार रूपयौवनसम्पन्न कामदेवकी रतिके समान देखा ॥ ६ ॥ हे राजन् ! मैने तब एकावलीसे कहा देखो यह एक कौन दैत्य आनकर उपस्थित हुआ हे अम्बुजेक्षणे ! इस समय चलो हम रक्षकगणोके मध्यस्थलमें प्रवेश करें ॥ ७ ॥ हे नृपनन्दन ! तब सखी ओर मै दोनो इस प्रकार परामर्श कर भयसे तत्काल अस्त्रधारी रक्षकगणोके मध्यभागमे गई ॥ ८ ॥ कालकेतु उस मनोमोहिनी तरुणी कामिनीको देखतेही कामबाणसे पीडित हो गुर्वी गदा ग्रहण पूर्वक शीघ्रतासहित हमारे सामने आनकर उपस्थित हुआ ॥ ९ ॥ और रक्षकगणोंको अलग करके उस कमलकी समान नेत्रोंवाली कृशोदरी सखीको पकडलिया तब वह बाला भयसे कांपते कांपते रोनेलगी ॥ १० ॥ उसको देखकर मैने उस दानवसे कहा इसे छोड मुझको पकड वह कामार्त्त दानव मुझको छोड

मयोक्तैकावलीराजन्कोऽयंदैत्यःसमागतः ॥ गच्छावोरक्षपालानांमध्येपंकजलोचने ॥ ७ ॥ विमृश्यैवंसखीचाऽहंत्वरयैवगतेभयात् ॥ मध्ये वैसैनिकानांतुसायुधानांनृपात्मज ॥ ८ ॥ कालकेतुस्तुतांदृष्ट्वामोहिनींमदनातुरः ॥ गदांगुर्वींगृहीत्वातुधावमानःसमागतः ॥ ९ ॥ रक्षकान्दूरतःकृत्वाजग्राहांबुजलोचनाम् ॥ त्रस्तांवेपथुसंयुक्तांक्रंदमानांकृशोदरीम् ॥ १० ॥ त्यजैनांमांगृहाणेतिमयाचोक्तोपिदानवः ॥ नमांजग्राहकामार्तस्तांगृहीत्वाविनिःसृतः ॥ ११ ॥ तिष्ठतिष्ठेतिभाषंतोरक्षकास्तंमहाबलम् ॥ प्रतिषिध्यतुसंग्रामंचक्रुर्विस्मयकारकम् ॥१२॥ तस्याऽपिराक्षसाःक्रूराःसर्वतःशस्त्रपाणयः ॥ युयुधूरक्षकैःसार्धंस्वामिकार्येकृतोद्यमाः ॥ १३ ॥ संग्रामस्तुतदाजातःकालकेतोस्तथारणे ॥ निहत्यरक्षकान्सर्वान्गृहीत्वैनांमहाबलः ॥१४॥ युक्तोराक्षससैन्येननिर्जगामपुरंप्रति ॥ वीक्ष्यतांरुदतींबालांगृहीतांदानवेनतु ॥ १५ ॥ पृष्ठतोऽहंगतातत्रयत्रनीतासखीमम ॥ विक्रोशंतीयथासामांपश्येदितिपदानुगा ॥ १६ ॥

सखीको लेजानेलगा ॥ ११ ॥ रक्षकगण "ठहर ठहर कन्याको लेकर मत भाग तुझको विलक्षण शिक्षा देते हैं" यह कह उस महाबली दानवको लौटाकर उसके संग घोरतर आश्चर्ययुक्त संग्राममे प्रवृत्त हुए॥ १२॥उसके समान बलयुक्त क्रूरतर सम्पूर्ण राक्षससेना स्वामीका कार्य साधनकरनेको उत्साहित हो रक्षकगणोके सहित युद्ध करनेलगी॥ १३॥ महाबल कालकेतु फिर स्वयंभी उस भीषण संग्राममे प्रवृत्त हो रक्षकगणोंको रणस्थलमे मार सखीको ले राक्षस सैन्यगणोके सहित अपने नगरको जानेलगा॥ १४॥उस बालाको दानवसे पकडाहुआ भयसे रोतेहुए देख मैभी सखीके पीछेपीछे जानेलगी ॥ १५॥ जिससे वह मुझको देखसके ऐसे मार्गसे

चीत्कार करती हुई कांपतेकांपते चलनेलगी ॥ १६ ॥ सखीभी मुझको देखकर कुछेक स्वस्थ हुई मै फिर उसके समीप पुकारते पुकारते गई ॥ १७ ॥ सखी अत्यन्त दुःखसे कातर हुई थी मुझको निकट देख स्तम्भित और स्वेदजलमें प्लवित हो मेरा कण्ठ पकड अधिकतर दुःखित हो रोनेलगी ॥ १८ ॥ तब कालकेतु मेरे प्रति प्रीति प्रकाशकर कहनेलगा कि तुम्हारी यह चञ्चलनेत्रोंवाली सखी अत्यन्त डरी है तुम इसको समझाओ ॥ १९ ॥ हे प्रिये ! मेरी नगरी देवलोककी समान है उसमें तुम अभी चलोगी और मैभी अभीसे तुम्हारी प्रणयमें बंधकर तुम्हारा दास हुआ तुम कातर होकर रोओ मत सावधान हो ॥ २० ॥ हे सुलोचने ! मेरे इस वचनसे समझाकर तुम प्रियसखीसे कहो यह कहकर उस दुष्टने मुझको उस मनोहर रथमें चढाय॥ २१॥अपने पार्श्वमें बैठाय महासेनाके सहित

साऽपिमामागतांवीक्ष्यकिंचित्स्वस्थाऽभवत्तदा ॥ गताऽहंतत्समीपेतुतामाभाष्यपुनःपुनः ॥ १७ ॥ सामांप्राप्याऽतिदुःखार्तास्तंभस्वेदसमाकुला ॥ कंठगृहीत्वामांभूपरुरोदभृशदुःखिता ॥ १८ ॥ समामाहकालकेतुःप्रीतिपूर्वमिदंवचः ॥ समाश्वासयभीतांत्वंसखींचंचललोचनाम् ॥ १९ ॥ प्राप्तंममाऽद्यनगरंदेवलोकसमंप्रिये ॥ दासोऽस्मितवरत्याहिकस्मात्क्रंदसिकातरा ॥ २० ॥ कथयैनांसखींतेऽद्यस्वस्थाभवसुलोचने ॥ इत्युक्त्वामांसखीपार्श्वेसमारोप्यरथोत्तमे ॥ २१ ॥ जगामतरसादुष्टःपुरेस्वस्यमनोहरे ॥ सैन्येनमहतायुक्तःप्रफुल्लवदनांबुजः ॥ २२ ॥ एकावलींतथामांचसंस्थाप्यधवलेगृहे ॥ राक्षसान्गृहरक्षार्थंकल्पयामासकोटिशः ॥ २३ ॥ द्वितीयेदिवसेसोऽथमामुवाचरहोनृपः ॥ प्रबोधयसखींबालांशोचंतींविरहातुराम् ॥२४ ॥ पत्नीमेभवसुश्रोणिसुखंभुंक्ष्वयथेप्सितम् ॥ राज्यंत्वदीयंचंद्रास्येसेवकोऽहंसदातव ॥ २५॥ पुनरुक्तंमयावाक्यंश्रुत्वातद्राषितंखरम् ॥ नाऽहंक्षमाऽप्रियंवक्तुंत्वमेनांकथयप्रभो ॥ २६॥ इत्युक्तेवचनेदुष्टोमदनक्षतमानसः ॥ उवाचविनयादेनांसखींक्षामोदरींप्रियाम् ॥ २७ ॥

प्रफुल्लमुखसे अपने मनोहर पुरमें शीघ्र गमन किया ॥ २२ ॥ अनन्तर दोनों सखियोको सुधाधवलित मनोहर घरमे रखकर हमारी रक्षाके निमित्त करोड करोड राक्षस नियुक्त करदिये ॥२३॥ दूसरे दिन उस दैत्यने मुझसे निर्ज्जनमें पुकारकर कहा तुम्हारी सखी पिता माताके विरहसे अत्यन्त कातर होकर शोक करतीहै तुम इसको समझाकर सावधान करो ॥२४॥ हे सुश्रोणि ! तुम पत्नी होकर यथाभिलाष सुख भोगकरो, हे चन्द्रानने ! यह राज्य तुम्हाराही है और मैं तुम्हारा निरन्तर दास हूं मेरे इन सब वचनोसे अपनी सखीको समझादो ॥ २५ ॥ मैंने उसके यह सुननेके अयोग्य कर्कश वचन सुनकर कहा हे प्रभो ! मै इससे अप्रिय वचन नहीं कहसक्ती,तुम स्वयंही उससे समझाकर कहो ॥२६॥ मेरे इस प्रकार कहनेपर फिर दुष्ट दानवने कामबाणसे व्याकुलचित्त हो उस कृशोदरी प्रियसखीसे

विनयवचनद्वारा कहा ॥ २७ ॥ हे प्रिये ! तुमने इस समय मुझपर वशीकरण मंत्रका प्रयोग किया है, हे कान्ते ! इसीकारण मेरा हृदय तुम्हारेमें एकान्तवशीभूत हुआ है॥ ॥२८॥इसनेही मुझको तुम्हारे दासत्वमें बद्ध किया है. मैभी तुम्हारा दास हुआ, यह मेरा स्थिरनिश्चय जानो हे प्रेयसि ! अब मैं मन्मथशरसे अत्यन्त पीडित और विवश होगया हूं अतएव हे कृशोदरि ! तुम इस समय मुझको भजो ॥२९॥ हे रम्भोरु ! यौवन अत्यन्त दुर्लभ और चञ्चल वस्तु है हे कल्याणि ! तुम अब मुझको पतिभावसे आलिङ्गनकरके उसको सफलकरो ॥ ३० ॥ एकावलीने कहा हे महाभाग ! पहले राजाने मुझे एक राजाके पुत्रको देनेकी कल्पना की थी मैने भी उस हैहय राजाको पतिरूपमें वरण किया है ॥३१॥ आप भी तो शास्त्रके निश्चयको जानते हैं इस समय मैं सनातनधर्म और कन्याधर्म त्यागकर किसप्रकार दूसरे पतिको आलिङ्गन करूं॥३२॥पिता जिसको दान करते हैं कन्या उसीको पतिरूपमे ग्रहणकरती है कन्या सर्वदाही पराधीन है वह कभी स्वतन्त्रता

कृशोदरि त्वया मंत्रो निक्षिप्तोऽस्ति ममोपरि ॥ तेन मे हृदयं कांते त्वत्ते वशतां गतम् ॥ २८ ॥ तेनाऽहं तव दासोऽद्य कृतोऽस्मीति विनिश्चयः ॥ भज मां कामबाणेन पीडितं विवशं भृशम् ॥ २९ ॥ यौवनं याति रंभोरु चंचलं दुर्लभं तथा ॥ सफलं कुरु कल्याणि पतिं मां परिरभ्य च ॥ ३० ॥ एकावल्युवाच ॥ पित्राऽहं कल्पिता पूर्वं दातुं राजसुताय वै ॥ हैहयस्तु महाभाग समया मनसा वृतः ॥ ३१ ॥ कथमन्यं भजे कांत त्यक्त्वा धर्मं सनातनम् ॥ कन्याधर्मं विहायाऽद्य वेत्सि शास्त्रविनिश्चयम् ॥ ३२ ॥ यस्मै दद्यात्पिता कामं कन्या तं पतिमाप्नुयात् ॥ परतंत्रा सदा कन्या न स्वातंत्र्यं कदाचन ॥ ॥ ३३ ॥ इत्युक्तोऽपि तया पापी विरराम न मोहितः ॥ न मुमोच विशालाक्षीं मां च पार्श्वस्थितां तथा ॥ ३४ ॥ पातालविवरे तस्य पुरं परमसंकटे ॥ राक्षसैर्रक्षितं दुर्गं मंडितं परिखावृतम् ॥ ३५ ॥ तत्र तिष्ठति दुःखार्ता सखी मे प्राणवल्लभा ॥ तेनाऽहं विरहेणाऽत्रारारटीमि सुदुःखिता ॥ ३६ ॥ एकवीर उवाच ॥ कथं त्वमत्र संप्राप्ता पुरात्तस्य दुरात्मनः ॥ विस्मयो मे महानत्र तत्त्वं ब्रूहि वरानने ॥ ३७ ॥ त्वया च कथितं वाक्यं संदिग्धं भाति भामिनि ॥ हैहयार्थे कल्पिता सा पित्रेति मम सांप्रतम् ॥ ३८ ॥

प्राप्त नहीं करसक्ती ॥३३॥ एकावलीके इसप्रकार कहनेपरभी वह पापिष्ठ दैत्य कामबाणसे मोहित हो शान्त नहींहुआ और उस विशालाक्षी सखीको तथा उसके पास बैठनेवाली मुझको भी न छोडा ॥ ३४ ॥ उसका पुर पातालविवरके मध्यमें अत्यन्त संकटस्थानमे अधिष्ठित है, सदा राक्षसगण उसकी रक्षा करते हैं परिखा ( खाई ) से युक्त मनोहर दुर्ग बना है ॥ ३५ ॥ मेरी प्राणवल्लभा प्रियसखी उसी स्थानमे दुःखित चित्तसे वास करती है मै इस स्थानमें उसके विरहदुःखसे अत्यन्त कातर और अस्थिर होकर फिरती हूं ॥ ३६ ॥ एकवीरने कहा हे वरानने ! तुम उस दुरात्माके पुरसे इस स्थानमें किस प्रकार आई इस विषयमें मुझको महान् आश्चर्य उत्पन्न होता है,तुम मुझसे शीघ्र इसका कारण कहो ॥३७॥ हे भामिनि ! तुम जो कुछ कहती हो उससे मुझको संशय उत्पन्नहोताहै तुम्हारी प्रियसखीको

उसके पिताने हैहयके हाथमें समर्पणकरनेके निमित्त स्थिर कर रखाहै ॥ ३८॥ मेराही नाम हैहय और मैंही हैहय नामक राजा हू. इस समय पृथ्वीमे हैहयनामक दूसरा कोई राजा विद्यमान नहीं है तुम्हारी वह सुलोचना प्रियसखी क्या मेरे निमित्त ही कल्पित हुई है॥ ३९॥हे भामिनि ! तुम मेरा यह संशयजाल छुडाओ मैं उस राक्षसाधमको मारकर इसी स्थानमे तुम्हारी प्रियसखीको लाऊंगा इसमें सन्देह नहीं ॥ ४०॥ हे सुव्रते ! यदि तुम जानतीहो तो शीघ्र मुझको वह स्थान दिखाओ वह जो इतना दुःख पाती है वह क्या उसके पितासे किसीने न कहा ॥ ४१॥ यह जिसकी प्रियकन्या है उनकी वह प्रियकन्या हरण हुई है सो क्या वह नहीं जानते ? और उस राक्षसाधमके हाथसे उसको छुडानेके निमित्त क्या किसी प्रकारका उद्योग किया है ? ॥ ४२ ॥ अपनी कन्याको बन्दी हुआ जानकरभी वह राजा

हैहयोनामराजाऽहंनान्योऽस्तिपृथिवीपतिः ॥ मदर्थेकथितासाकिंसखीतवसुलोचना ॥ ३९ ॥ एतन्मेसंशयंसुभ्रुच्छेत्तुमर्हसिभामिनि ॥ अहं तामानयिष्यामितंहत्वाराक्षसाधमम् ॥ ४० ॥ स्थानंदर्शयमेतस्ययदिजानासिसुव्रते ॥ राज्ञेनिवेदितंकिंवातत्पित्रेचाऽतिदुःखिता ॥ ४१ ॥ यस्यैषावल्लभापुत्रीनकिंजानातितांहृताम् ॥ नोद्यमःकिंकृतस्तेनततोमोचनहेतवे ॥ ४२ ॥ बंदीकृतांसुतांज्ञात्वाकथंतिष्ठतिसुस्थिरः ॥ असमर्थोनृपःकिंवाकारणंब्रूहिसत्वरम् ॥ ४३ ॥ त्वयामेऽपहृतंचेतोगुणानुक्त्वाह्यमानुषान् ॥ सख्याःपंकजपत्राक्षिकृतःकामवशोभृशम् ॥ ४४ ॥ कदापश्यामितांकांतांमोचयित्वाऽतिसंकटात् ॥ इतिमेहृदयंचाद्यकरोत्यतिमनोरथम् ॥४५॥ ब्रूहिमेगमनोपायंपुरेतस्याऽतिदुर्गमे ॥ कथंत्वमागतातस्मात्संकटादत्रतद्वद ॥४६॥ यशोवत्युवाच ॥ बालभावान्मयामंत्रोभगवत्याविशांपते ॥ प्राप्तोऽस्तिब्राह्मणात्सिद्धात्सबीजध्यानपूर्वकः ॥ ४७ ॥ तत्राऽवस्थितयाराजन्मयाचित्तेविचारितम् ॥ आराधयामिसततंचंडिकांचंडविक्रमाम् ॥ ४८ ॥

किसप्रकार स्थिर हो रहेहै ? अथवा वह राजा क्या उसके छुडानेमें असमर्थ है ? तुम शीघ्र इन सब विषयोंका कारण कहो ॥ ४३ ॥ हे सरोजाक्षि ! तुमने अपने प्रियसखीके अलौकिक गुणकीर्त्तन करके मेरा मन हरण किया है और मुझको कामदेवके अत्यन्त वशीभूत किया है ॥ ४४॥ हाय ! मै कब उस मनोरमा कान्ताको अत्यन्त संकटसे छुडाकर प्रीतिप्रफुल्लितनेत्रोंसे देखूगा ? हे प्रियसखि ! मेरा हृदय इसप्रकार उच्च मनोरथमें आरोपित किया ॥ ४५ ॥ हे सुभाषिणि ! मैं किस उपायसे उस अत्यन्त दुर्गमपुरीमें जासकूंगा ? अथवा तुम किस प्रकार उस संकट स्थानसे इस स्थानमे आई वह मुझसे कहो ॥ ४६ ॥ यशोवतीने कहा हे राजन् ! मैंने बाल्यावस्थाके समय एक सिद्ध ब्राह्मणसे बीज और ध्यानके सहित भगवतीका मंत्र प्राप्तकिया है ॥ ४७॥ उस स्थानमें अवस्थित होकर मनमे विचार किया

कि,इस समय मैं सर्व्वदा उन्हीं चण्डविक्रमा शीघ्र मनोरथकी देनेवाली चण्डिकाकी आराधना करूं ॥४८॥ भक्तपर कृपा करनेवाली उन्हीं सर्व्वार्थसाधिनी शक्ति की आराधना करनेसे अवश्यही वह मेरी प्रियसखीको बन्धनसे छुडावेगी ॥ ४९ ॥ वही देवी भगवती स्वरूपसे निराकार होकरभी और किसीका आश्रय ग्रहण न करके केवल अपनी शक्तिसेही इस विश्व ब्रह्माण्डकी सृष्टि और पालन तथा कल्पान्तकालमें संहार करती है ॥ ५० ॥ मनमें इस प्रकार चिन्ताकर उन्हीं कल्याणस्वरूपिणी रक्तवसना और लोहितलोचना विश्वेश्वरी देवीका ध्यान और मनमें उनके रूपको स्मरणकर मंत्र जपने लगी ॥ ५१ ॥ मेरे केवल एकमास समाधिअवलम्बनपूर्वक देवीकी उपासना करनेपर चण्डिका देवी मेरे भक्तिभावसे ॥ ५२ ॥ स्वप्नमें प्रगट हो अमृतवचनद्वारा मुझसे कहने लगी

सादेवीसेविताकामंबंधमोक्षंकरिष्यति ॥ भक्तानुकंपिनीशक्तिःसमर्थासर्वसाधने ॥ ४९ ॥ याविश्वंसृजतेशक्त्यापालयत्येवसापुनः ॥ कल्पांते संहरत्येवनिराकारानिराश्रया ॥ ५० ॥ इतिसंचिंत्यमनसादेवींविश्वेश्वरीशिवाम् ॥ ध्यात्वारक्तांबरांसौम्यांसुरक्तनयनांहृदि ॥ ५१ ॥ संस्मृत्यमनसारूपंमंत्रजाप्यपराऽभवम् ॥ उपासितामयादेवीमासमेकंसमाधिना ॥ ५२ ॥ स्वप्नेममसमायाताभक्तिभावेनतोषिता ॥ मामाहाऽमृतयावाचाकिंसुप्तासीतिचंडिका ॥ ५३ ॥ उत्तिष्ठयाहितरसागंगातीरंमनोहरम् ॥ आगमिष्यतितत्रासौहैहयोनृपपुंगवः ॥ ५४ ॥ एकवीरो महाबाहुःसर्वशत्रुविमर्दनः ॥ दत्तात्रेयेणमन्मंत्रोमहाविद्याभिधःपरः ॥ ५५ ॥ दत्तोऽस्मैसोऽपिसततंमामुपास्तेऽतिभक्तितः ॥ मय्यासक्तमतिर्नित्यंममपूजापरायणः ॥ ५६ ॥ मामेवसर्वभूतेषुध्यायन्नास्तेचमत्परः ॥ सतेदुःखविनाशंवैकरिष्यतिमहामतिः ॥ ५७ ॥ मासुतोविहरंस्तत्र तवत्राताभविष्यति ॥ हत्वातंराक्षसंघोरंमोचयिष्यतिमानिनीम् ॥ ५८ ॥

तू सोरही है ॥ ५३ ॥ उठ शीघ्र उस मनोहर गंगाके तटपर जा वह शत्रुओंका नाश करनेवाले महाबाहु एकवीर राजा श्रेष्ठ हैहय उस स्थानमें आवेगे महामुनीश्वर दत्तात्रेयने उनको महाविद्या नामक मेरा मंत्र दिया है ॥ ५४ ॥ ५५ ॥ राजाभी उस मंत्रद्वारा सदा भक्तिभावसे मेरी पूजा करते है उनका मन मुझमेंही अत्यन्त आसक्त और सदा मेरीही पूजामें निरत रहता है अधिक॥५६॥क्या वह राजा मत्परायण होकर सर्वजीवोंके अन्तर्यामिरूपसे मेराही ध्यान करते है वही महाबुद्धि रमापुत्र गंगाके तटपर विहारार्थ आनकर तुम्हारा दुःख दूर करैंगे ॥ ५७ ॥ सर्व शास्त्रके जाननेवाले राजा एकवीर घोरसमरमें राक्षसोंको मार एकाव

हे वरवर्णिनि ! इस समय तुम्हारे उद्यमसे यह मनोरथ पूर्ण होगा तुम शीघ्र मुझको उसकी पुरी दिखाय मेरा पराक्रम देखो ॥ १३ ॥ हे चन्द्रानने ! तुम्ही मेरा प्रिय कार्य साधन करनेमें समर्थ होगी कारण कि बोध होता है जिससे मैं उस दुराचारी पराई स्त्रीके हरनेवाले राक्षसको मारनेमें समर्थ हूं तुम इसीप्रकारके कार्यका विधान करो ॥ १४ ॥ इस समय तुम उस राक्षसकी दुगम पुरीका मार्ग दिखादो व्यासजीने कहा हे महाराज ! यशोवती राजपुत्रका वह प्रिय वचन सुनकर आनन्दित हुई ॥ १५ ॥ और आदरपूर्वक उस कमलापुत्र हैहय राजासे राक्षसकी पुरीमें जानेका उपाय कहने लगी हे राजेन्द्र ! आप भगवतीका सिद्धिप्रद मंत्र ग्रहण कीजिये ॥ १६ ॥ तो मैं अभी आपको उसकी वह राक्षसरक्षित पुरी दिखा दूं हे राजन् ! मेरे संग चलनेके निनित्त आप अपनी महती सेनाके सहित सुसज्जित हूजिये ॥ १७ ॥

भविष्यतिससंपूर्णःसाधनेनतवाऽधुना ॥ दर्शयाऽऽशुपुरंतस्यपश्यमेत्वंपराक्रमम् ॥ १३ ॥ यथाहन्मिदुराचारंपरदारापहारकम् ॥ तथाकुरुप्रियंकर्तुंशक्ताऽसिवरवर्णिनि ॥ १४ ॥ मार्गंदर्शयतस्याऽद्यपुरस्यदुर्गमस्यच ॥ व्यासउवाच ॥ तन्निशम्यप्रियंवाक्यंमुदिताचयशोवती ॥ १५ ॥ तमुवाचरमापुत्रंगमनोपायमादरात् ॥ मंत्रंगृहाणराजेंद्रभगवत्यास्तुसिद्धिदम् ॥ १६ ॥ दर्शयिष्यामितस्याऽद्यपुरंराक्षसपालितम् ॥ सज्जोभव महाभागगमनायमयासह ॥ १७ ॥ सैन्येनमहतायुक्तस्तत्रयुद्धंभविष्यति ॥ कलाकेतुर्महावीरोराक्षसैर्बलिभिर्वृतः ॥ १८ ॥ तस्मान्मंत्रंगृहीत्वा त्वंव्रजतत्रमयासह ॥ दर्शयिष्यामितेमार्गंपुरस्याऽस्यदुरात्मनः ॥ १९ ॥ हत्वातंपापकर्माणंमोचयाऽऽशुसखींमम ॥ श्रुत्वातद्वचनंवीरोमंत्रंजग्राह सत्वरः ॥ २० ॥ दत्तात्रेयाद्दैवयोगात्प्राताज्ज्ञानिवराच्छुभात् ॥ योगेश्वरीमहामंत्रंत्रिलोकीतिलकाभिधम् ॥ २१ ॥ तेनसर्वज्ञताजातासर्वांतश्चारितातथा ॥ तयासहजगामाऽऽशुपुरंतस्यसुदुर्गमम् ॥ २२ ॥

कारण कि उस स्थानमें जातेही आपको उसके सहित युद्ध करना होगा कालकेतु स्वयं महावीर और बलविक्रमशाली राक्षसगणोंसे परिवृत है ॥ १८ ॥ अतएव आप भगवतीका मंत्र ग्रहणकर मेरे संग चलिये मैं आपको उस दुरात्माके पुरका मार्ग दिखाये देती हूँ ॥ १९ ॥ आप उस पापाचारी राक्षसाधमको मारकर मेरी प्रिय सखीको छुडाइये हैहय एकवीरने यशोवतीका वह वचन सुन प्राणिगणोंके हितकर ज्ञानिप्रवर दैवयोगसे आए हुए महर्षि दत्तात्रेयके निकटसे त्रिलोकीतिलक नामक योगेश्वरीका महामंत्र ग्रहण किया ॥ २० ॥ २१ ॥ तब नृपवरको उस मंत्रके प्रभावसे सम्पूर्ण विषय जाननेकी और अप्रतिहत प्रभावसे सर्वत्र जानेकी शक्ति

प्राप्त हुई तब उसके सहित उस दुर्गम पुरको चले ॥ २२ ॥ अनन्तर हैहय राजा यशोवतीके सहित बडी सेनासे युक्त हो पन्नगगणोंसे युक्त पातालपुरीकी
समान घोरतर राक्षससैन्यसे रक्षित उस राक्षसकी दुर्गम पुरीमे शीघ्रतासे गये ॥ २३ ॥ तब राक्षसराजके दूतगण राजाको आते हुए देख भयातुर हुए और
चीत्कार करते करते शीघ्रतासे कालकेतुके निकट गये॥ २४ ॥कालकेतु कामबाणसे मोहित हो एकावलीके समीप बैठाहुआ अनेकप्रकारके विनययुक्त वचन कहरहा
था ॥ २५॥ दूतगणोंने उसीसमय सहसा आनकर उससे कहा हे राजन्! इस कामिनीकी सखी यशोवती एक ससैन्य राजकुमारके सहित इस स्थानमें आतीहै ॥ २६ ॥
हे महाराज ! वह राजकुमार जयन्त है अथवा कार्तिकेय है यह मैं निश्चय नहीं कहसक्ता जो हो वह अपने वाहनके सहित बलोन्मत्त हो आते है ॥ २७ ॥
रक्षितंराक्षसैर्घोरैःपातालमिवपन्नगैः ॥ यशोवत्याचसैन्येनमहतासंयुतोनृपः ॥ २३ ॥ तमायांतंसमालोक्यदूतास्तस्यभयातुराः ॥ क्रोशंतोऽ
भिययुःपार्श्वंकालकेतोस्तरस्विनः ॥ २४ ॥ तमूचुःसहसामत्वाराक्षसंकाममोहितम् ॥ एकावलीसमीपस्थंकुर्वंतंविनयान्बहून् ॥ २५ ॥ दूता
ऊचुः ॥ राजन्यशोवतीनारीकामिन्याःसहचारिणी ॥ आयातिसहसैन्येनराजपुत्रेणसंयुता ॥ २६ ॥ जयंतोवामहाराजकार्तिकेयोऽथवातु
किम् ॥ आगच्छतिबलोन्मत्तोवाहिनीसहितःकिल ॥ २७ ॥ संयत्तोभवराजेंद्रसंग्रामःसमुपस्थितः ॥ देवपुत्रेणयुध्यस्वत्यजवाकमलेक्षणाम् ॥
॥ २८ ॥ इतोदूरेऽस्तिसैन्यंतद्योजनत्रयमात्रतः ॥ सज्जोभवमहीपालदुंदुभिघोषयाऽऽशुवै ॥ २९ ॥ व्यासउवाच ॥ तेषांतद्वचनंश्रुत्वाराक्षसः
क्रोधमूर्च्छितः ॥ राक्षसान्प्रेरयामाससायुधान्सबलान्बहून् ॥ ३० ॥ गच्छध्वंराक्षसाःसर्वेसम्मुखाःशस्त्रपाणयः ॥ तानाज्ञाप्यकालकेतुःपप्रच्छ
प्रणयान्वितः ॥३१॥ एकावलींसमीपस्थांविवशांभृशदुःखिताम् ॥ कोऽयमायातितन्वंगिपितातेवापरःपुमान् ॥३२॥ त्वदर्थेसैन्यसंयुक्तोब्रूहि
सत्यंकृशोदरि॥पितातेयदिसंप्राप्तोनेतुंत्वांविरहातुरः॥३३॥ज्ञात्वातेपितरंसम्यक्संग्रामंनकरोम्यहम्॥आनयित्वागृहेपूजांरत्नैर्वस्त्रैर्हयैःशुभैः ३४
हे राजेन्द्र ! संग्राम उपस्थित हुआ है, इस समय आप भलीभांति बलवान् हो देवपुत्रके सहित युद्ध कीजिये अथवा इस कमलेक्षणा कामिनीका त्याग
कीजिये ॥२८॥ हे राजन् ! इस स्थानसे तीन योजन पर्य्यन्त वह सैन्य स्थित है इस समय आप सज्जित हूजिये शीघ्र दुन्दुभिके घोषसे युद्धकी घोषणा कीजिये
॥ २९ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! दूतोंका यह वचन सुन कालकेतुने क्रोधसे मूर्छित हो अनेक बलवान् शस्त्रधारी राक्षसोंको भेजा ॥३०॥ और उनसे कहा
कि हे राक्षसगण ! तुम शस्त्रपाणि हो शीघ्र उनके सन्मुख होओ कालकेतुने उनको इस प्रकार आज्ञा देकर विनयपूर्वक ॥ ३१ ॥ पास बैठी हुई अत्यन्त दुःखित
एकावलीसे पूंछा हे कृशोदरि ! यह कौन आता है ? तुम्हारा पिता अथवा अन्य कोई पुरुष तुमको छुडानेके निमित्त सैन्यगणोंके सहित आवाहै ॥ ३२ ॥ यह तुम
मुझसे सत्य कहो यदि तुम्हारे विरहसे कातर हो तुमको लेनेको तुम्हारे पिता आते है ॥ ३३ ॥ यह यदि मै भलीभांति जानलूं तो मै उनके संग संग्राममेंप्रवृत्त न हूंगा

बरन उनको घरमें लाय उत्तम उत्तम अश्वरत्न और वस्त्रादिसे उनकी पूजा करूंगा ॥ ३४ ॥ और गृहमें आनेपर यथाविधि उनका आतिथ्य सत्कार करूंगा और यदि अन्य कोई पुरुष आता है तो शाणित शरसे उसका प्राणसंहार करूंगा इसमें सन्देह नहीं है ॥ ३५॥ तुम निश्चय जानो कि अन्य कोई जो तुमकोछुडानेको आता है तो मरनेके निमित्त सर्व्वसंहारक कालने उसको मेरे निकट लाकर उपस्थित किया है अतएव हे विशालाक्षि!मुझको महाबलवान् और दुर्द्धर्ष कालरूप न जानकर कौन मन्दबुद्धि पुरुष आताहै सो तुम मुझसे कहो ॥ ३६ ॥ एकावलीने कहा हे;महाभाग ! यह कौन पुरुष शीघ्र वेगसे इस स्थानमें आता है वह मैं नहीं जानती हे महाराज । मैं आपके बन्धनमें रहकर उसको किसप्रकार जानसक्ती हूं?॥ ३७॥ किन्तु तोभी यह पुरुष मेरा पिता अथवा भ्राता नहीं है अन्य कोई

करोमितस्यचाऽऽतिथ्यगृहेप्राप्तस्यसर्वथा ॥ अन्यश्चेद्यदिसंप्राप्तस्तंहन्मिनिशितैःशरैः ॥ ३५ ॥ आनीतःकिलकालेनमरणायमहात्मना ॥ तस्माद्वदविशालाक्षिकोयमायातिमंदधीः॥३६॥ अज्ञात्वामांदुराधर्षंकालरूपंमहाबलम्॥एकावल्युवाच॥नजानेऽहंमहाभागकोऽयमायातिसत्वरः ॥३७॥ नमेऽस्तिविदितःकोऽपिस्थितायास्तवबंधने ॥ नाऽयंपितामेनभ्राताकोऽप्यन्योऽस्तिमहाबलः ॥ ३८॥ किमर्थमिहचायातिनाऽहंवेदविनिश्चयम् ॥ दैत्यउवाच ॥ एवंवदंत्यमीदूतावयस्यातेयशोवती ॥ ३९ ॥ समानीयचतंवीरमागतेतिकृतोद्यमा ॥ क्वगतासासखीकांतेविदग्धाकार्यनिश्चये ॥४०॥ नाऽन्यःकोऽपिममारातिर्यो मेप्रतिबलोभवेत् ॥ व्यासउवाच ॥ एतस्मिन्नंतरेदूतास्तत्राऽन्येवैसमागताः॥४१॥ तेहोचुस्त्वरिताभीताःकालकेतुंगृहेस्थितम् ॥ किंस्वस्थोऽसिमहाराजसमीपेसैन्यमागतम् ॥४२॥ निर्गच्छनगरात्तूर्णंसैन्येनमहतावृतः ॥ इतितेषांवचःश्रुत्वाकालकेतुर्महाबलः ॥ ४३ ॥ रथमारुह्यत्वरितोनिर्ययौस्वपुराद्बहिः ॥ एकवीरोऽपिसहसाहयारूढःप्रतापवान् ॥ ४४ ॥

महाबल पुरुष होगा ॥३८॥ वह किस कारण इस स्थानमें आता है वह मैं निश्चय नहीं जानती दैत्यने कहा हमारे दूतगण इस प्रकार कहते हैं कि तुम्हारी वयस्या सखी यशोवती॥ ३९॥उस वीरको संगलिये अत्यन्त उद्यमके सहित इस स्थानमें आती है चतुर कार्य्यमे निपुण तुम्हारी वह प्रियसखी इस समय कहां गई है?॥ ४०॥ हे कमलनयने!मेरे विरुद्धतासे युद्ध करनेमें समर्थ हो इस त्रिभुवनमें मेरा इसप्रकार कोई शत्रु नहीं है व्यासजीने कहा हे राजन्!इसी समयमे अन्यअन्य दूत भीत और त्वरान्वित हो उसी स्थानमे उपस्थित हुए॥ ४१॥और घरमें बैठे कालकेतुसे कहने लगे हे महाराज।नगरके समीप सेना आगई है आप इस समयभी किस कारण निश्चिन्त और स्थिर घरमें बैठे है ॥४२॥ शीघ्र महती सेनाको संग लेकर नगरीसे निकलिये तब महाबल कालकेतु उनका यह वचन सुन ॥४३॥ रथपर चढ

शीघ्र अपनी नगरीसे निकला इधर मनोरमा कामिनीके विरहसे व्याकुल हैहयराजा भी घोडेपर चढ सहसा उस स्थानमें आनकर उपस्थित हुए तब उस स्थानमें दोनोंका घोर वृत्र इन्द्रकी समान संग्राम आरम्भ हुआ ॥ ४४ ॥ ४५ ॥ दोनोंही परस्परके ऊपर तीक्ष्ण सम्पूर्ण अस्त्रशस्त्र निक्षेप करनेलगे, उससे दिङ्मण्डल प्रदीप्त हो उठा तब भीरुगणोंको भयंकर घोर युद्ध होनेमें ॥ ४६ ॥ सिन्धुजाके पुत्र हैहयने भयंकर गदाद्वारा दैत्यराजपर आघात किया अनन्तर उस दैत्यपतिने वज्रसे आहत पर्वतकी समान पृथ्वीमे गिरकर प्राणत्याग किया ॥ ४७ ॥ तब सम्पूर्ण राक्षस भीत हो चारोंओरको भागनेलगे तदनन्तर यशोवती अत्यन्त प्रसन्नचित्त हो अतिवेगसे एकावलीके निकट जाय ॥४८॥ आश्चर्ययुक्त प्रियसखीसे मधुरवचन कहनेलगी हे सखि ! हे सखि ! आओ आओ वह दानव मरगया॥

आगतस्तत्रकामिन्याविरहेणसमाकुलः ॥ युद्धंतयोरभूत्तत्रवृत्रवासवयोरिव ॥ ४५ ॥ शस्त्रास्त्रैर्बहुधामुक्तैरादीपितदिगंतरम् ॥ वर्तमानेतदायुद्धे कातराणांभयावहे ॥ ४६ ॥ गदयाताडयामासदैत्यंसिंधुसुतासुतः ॥ सगतासुःपपातोर्व्यांवज्राहतइवाऽचलः ॥ ४७॥ पलायित्वागताःसर्वेरा क्षसाभयपीडिताः ॥ यशोवतींततोगत्वावेगादेकावलींतदा ॥ ४८ ॥ उवाचमधुरांवाणीविस्मितांमुदिताभृशम् ॥ एह्यालिनृपपुत्रेणदानवोऽसौ निपातितः ॥४९॥ एकवीरेणधीरेणयुद्धंकृत्वासुदारुणम् ॥ स्कंधावारेऽप्यसौराजातिष्ठत्यद्यश्रमातुरः ॥ ५० ॥ दर्शनंकांक्षमाणस्तेश्रुतरूपगुण स्तव ॥ पश्यतंकुटिलापांगिमनोभवसमंनृपम् ॥५१॥ कथितात्वंमयापूर्वतस्याऽग्रेजाह्नवीतटे ॥ पूर्णानुरागःसंजातस्तेनाऽसौविरहातुरः ५२॥ वांछतित्वांचारुरूपांद्रष्टुंनृपतिनंदनः ॥ सातस्यावचनंश्रुत्वागमनायमनोदधे ॥ ५२ ॥

॥ ४९ ॥ नृपतिपुत्र वीरवर एकवीरने दारुण युद्धकर दैत्यपतिको मारा है वह राजा श्रमातुर हो इस समय सैन्यमें स्थिति करते हैं ॥ ५० ॥ उन्होने पहले मुझसे तुम्हारा समस्तरूप और गुण श्रवण किया है इससे अब वह तुम्हारा दर्शन प्राप्त करनेकी इच्छा करतेहै हे कुटिलनयने ! इस समय तुम उस कामदेवकी समान महीपालको देखकर नेत्र और मन चरितार्थ करो॥ ५१ ॥मैने पहले गंगाके तटपर उनसे तुम्हारा रूपगुणादि वर्णन कियाहै, इसकारण तुम्हारे प्रति उनको अनुराग उत्पन्न हुआ है इस कारण अब वह विरहातुर हो॥ ५२ ॥तुम्हारा मनोहर रूप देखनेकी इच्छा करते हैं एकावलीने प्रियसखीका यह वचन सुन उनके निकट जानेके

निमित्त मनमें निश्चय किया ॥५३ ॥ किन्तु कुमारी सुलभ भयसे भीत और लज्जित होनेलगी उसने जाना कि मैं कुमारी हूं किसप्रकार उस नृपनन्दनका मुख देखूं
॥५४॥ वह कामार्त्त हो मुझको पकडेंगे इस प्रकार चिन्तामें आकुल हो वह मलिनमूर्ति और मलिनाम्बरधारिणी नृपनन्दिनी एकावली यशोवतीके सहित नरयान
पर चढकर स्कन्धावार (छावनी) में गई उस विशालाक्षी राजकन्याको आती हुई देख राजपुत्रने कहा॥५५॥५६॥ हे सुन्दरी ! मेरे दोनों नेत्र तुमको देखनेके
लिये तृषित हो रहे हैं तुम दर्शन देकर मेरे नेत्र और मनको चारितार्थ करो नृपतिपुत्रको कामातुर और राजकुमारीको अत्यन्त लज्जित देखकर॥५७॥ शिष्टाचार
वेदिनी नीति ज्ञानसम्पन्न यशोवतीने राजपुत्रसे कही हे नृपनन्दन!प्रियसखीके पिताने इसको आपके हाथमें प्रदान करनेकी इच्छा की है॥५८॥और यहभी आपके

लज्जमानाभृशंभीत्याकौमारप्राप्तयातया ॥ कथंतस्यमुखंद्रक्ष्येकुमारीह्यवशाभृशम् ॥ ५४ ॥ समांगृह्णातिकामार्तइतिचिंताकुलासती ॥ यशो
वत्यायुतातत्रनरयानस्थितायया ॥ ५५ ॥ स्कंधावारेऽतिमलिनामलिनांबरधारिणी ॥ तामागतांविशालाक्षींदृष्ट्वाराजसुतोऽब्रवीत् ॥ ५६ ॥
दर्शनंदेहितन्वंगितृषितेनयनेमम ॥ कामातुरंचतंवीक्ष्यतांचलज्जाभरावृताम् ॥ ५७ ॥ नीतिज्ञाशिष्टमार्गज्ञातमुवाचयशोवती ॥ राजपुत्रपि
ताऽप्यस्यास्त्वामेनांदातुमिच्छति ॥ ५८ ॥ एषाऽपित्वद्वशानूनंभवितासंगमस्तव ॥ कालंप्रतीक्ष्यराजेंद्रनयैनांपितुरंतिकम् ॥ ५९ ॥ सवि
वाहविधिंकृत्वादास्यतीतिविनिश्चयः ॥ सतस्यावचनंतथ्यंमत्वासैन्यसमन्वितः ॥ ६० ॥ समेतःकामिनीभ्यांतुययौतत्पितुराश्रमम् ॥ राज
पुत्रींतथायातांश्रुत्वाप्रेमसमन्वितः ॥ ॥ ६१ ॥ प्रययौसम्मुखस्तूर्णसचिवैःपरिवेष्टितः ॥ बहुभिर्दिवसैर्दृष्ट्वापुत्रीसामलिनांबरा ॥ ६२ ॥ य
शोवत्यातुवृत्तांतःकथितोविस्तरात्पुनः ॥ एकवीरंमिलित्वाऽसौगृहमानीयचादरात् ॥६३॥ पुण्येऽह्निकारयामासविवाहंविधिपूर्वकम् ॥ पारि
बर्हंततोदत्त्वासंपूज्यविधिवत्तदा ॥ ६४ ॥

वशीभूत हैं अत एव इसके सहित आपका मिलन अवश्यही होगा हे राजेन्द्र ! आप कालकी प्रतीक्षा कीजिये इसको पिताके निकट लेचलिये ॥५९॥ वह इसकी
विवाहविधि सम्पन्न कर इसे आपको प्रदान करेंगे यह स्थिर निश्चय जानिये राजा उसका वचन यथार्थ और निश्चयजानकर सैन्यके सहित॥६०॥उनदोनों कामिनि
योंको एकावलीके पिताके घर लेगये एकावलीके पिता अपनी पुत्रीको आती हुई सुन प्रथम पुलकितहुए॥६१॥और मंत्रीगणोंके सहित परिवेष्टित हो शीघ्र उसके सन्मुख
गये राजा बहुत दिनोंके उपरान्त मलिनवसना कन्याको देखकर अत्यन्त प्रसन्नहुए॥६२॥अनन्तर यशोवतीने राजासे वहसम्पूर्ण वृत्तान्त विस्तारपूर्वक वर्णनकिया तब
राजामंत्रीगणोंके सहित मिलितहो राजपुत्रको आदरपूर्वक घर लेआये६३॥और शुभदिनमें विधिपूर्वक उनके सहित एकावलीका विवाहकार्य्य सम्पादनाकिया तदनन्तर

रत्न अलङ्कार और गृहोपकरण इत्यादि अनेकसामग्री सम्भारदान और विधिपूर्वक पूजा कर ॥६४॥ पुत्रीको हैहयके संग भेजदिया राजाके मंत्रीनेभी नृपनन्दनके सहित अपनी नन्दिनीकी परिणयक्रिया सम्पादनकर उनके संग भेजदिया इस प्रकार विवाहकार्य सम्पन्न होनेपर फिर सिन्धुजापुत्र अत्यन्त आनन्दित हो ॥६५॥ घर जाय प्रियाके सहित अनेकप्रकार सुखसम्भोगमें निरत हुए अनन्तर एकावलीके गर्भसे हैहयराजाके कृतवीर्यनामक एक पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ ६६ ॥ इस कृत वीर्यके पुत्र कार्तवीर्य नामसे विख्यात है. हे महाराज ! यह मैंने आपसे हैहयवंशकी उत्पत्तिका विवरण वर्णन किया ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ जनमेजयने कहा हे भगवन् ! आपके मुखकमलसे निकलाहुआ अमृतके समान दिव्यकथारूप मधुररस पान करके

पुत्रींविसर्जयामासयशोवत्यासमन्विताम् ॥ एवंविवाहेसंवृत्तेरमापुत्रोमुदान्वितः॥ ६५ ॥ गृहंप्राप्यबहून्भोगान्बुभुजेप्रिययासमम् ॥ बभूवत स्यांपुत्रस्तुकृतवीर्याभिधःकिल ॥ ६६ ॥ तत्सुतःकार्तवीर्यस्तुवंशोऽयंकथितोमया ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कंधे त्रयोविंशोऽ ध्यायः ॥२३॥ राजोवाच ॥ भगवंस्त्वन्मुखांभोजाच्च्युतंदिव्यकथारसम् ॥ नतृप्तिमधिगच्छामिपिबंस्तुसुधयासमम् ॥ १ ॥ विचित्रमिद माख्यानंकथितंभवतामम ॥ हैहयानांसमुत्पत्तिर्विस्तराद्विस्मयप्रदा ॥ २ ॥ परंकौतूहलंमेऽत्रयद्विष्णुःकमलापतिः ॥ देवदेवोजगन्नाथःसृष्टि स्थित्यंतकारकः ॥ ३ ॥ सोऽप्यश्वभावमापन्नोभगवान्हारिरच्युतः ॥ परतंत्रःकथंजातःस्वतंत्रःपुरुषोत्तम ॥ ४ ॥ एतन्मेसंशयंब्रह्मञ्छेत्तुमर्ह सिसांप्रतम् ॥ सर्वज्ञस्त्वंमुनिश्रेष्ठब्रूहिवृत्तांतमद्भुतम् ॥ ५ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिसंदेहस्यास्यनिर्णयम् ॥ यथाश्रुतंमयापूर्व नारदान्मुनिसत्तमात् ॥ ६ ॥

मेरी तृप्ति नहीं हुई ॥ १ ॥ आपने मुझसे हैहयवंशकी उत्पत्तिका विचित्र और विस्मयप्रद उपाख्यान विस्तारपूर्वक वर्णनकिया ॥ २॥ किन्तु हे मुनिवर ! इस विषयमें मेरे हृदयमें एक परम कौतूहल उत्पन्न हुआ है देखो कमलापति भगवान् विष्णुने देवतागणोंकेभी देवता और सम्पूर्ण जगत्के अधिनाथ तथा सृष्टि स्थिति प्रलयके कर्त्ता थे ॥ ३॥ तो भी उन पुरुषोत्तम भगवान् हरिनेभी अश्वरूप धारणकिया वह अच्युत और स्वतन्त्र होकरभी किसकारण परतंत्र हुए ॥४॥ आप इस समय मेरे हृदयका यह संशय छेदन कीजिये हे मुनिवर ! आप सर्वज्ञ है अतएव यह अद्भुत वृत्तान्त कहकर मेरा कौतूहल चरितार्थ कीजिये ॥ ५ ॥ व्यासजीने कहा

हे राजन् ! पहले मैंने मुनिसत्तम नारदसे इस संदेहके निराकरणविषयमें जिसप्रकार सुनाथा इससमय मैं आपसे उसीप्रकार कहता हूं सुनो ॥ ६ ॥ ब्रह्माके मानस पुत्र महर्षि नारद तपोबलसे सर्वत्रगामी सर्वज्ञ शान्तप्रकृति सर्वलोकोके प्रिय और कवि है ॥ ७ ॥ एक समय वह श्रेष्ठ ऋषि स्वरतानयुक्त वीणा बजाते बजाते इस पृथ्वीपर भ्रमण करनेलगे ॥ ८ ॥ एकदिन बृहद्रथंतरादि [ सामगानके मंत्र ] सामवेदके अनेकानेक विशेपविषय और मोक्षप्रद अमृतस्यन्दिनी गायत्री गान करतेकरते मेरे आश्रममे आनकर उपस्थित हुए ॥९॥ हे राजन् ! सरस्वती नदीके तटपर शम्याप्रास नामक ज्ञानप्रद सुखद अतिपवित्र एक महातीर्थ है तहां अनेक महर्षि वास करते हैं उसी स्थानमे मेरा आश्रम था ॥१०॥ तब मै उन तेजःपुञ्ज कलेवर पितामहके पुत्र ऋषिवर नारदको आताहुआ देखकर उठा और विधिपूर्वक पाद्य तथा अर्घ्यादिसे पूजा की॥ ११॥अर्घ्यपाद्यविधिके अनन्तर उन अमिततेजा मुनिवरके आसनमें बैठनेपर फिर मैभी उनके निकट बैठगया॥ १२॥

ब्रह्मणोमानसःपुत्रोनारदोनामतापसः ॥ सर्वज्ञःसर्वगःशांतःसर्वलोकप्रियःकविः॥७॥ सचैकदामुनिश्रेष्ठोविचरन्पृथिवीमिमाम् ॥ वादयन्महतींवीणांस्वरतानसमन्विताम्॥८॥बृहद्रथंतरादीनांसाम्नांभेदाननेकशः ॥ गायन्गायत्रममृतंसंप्राप्तोऽथममाऽऽश्रमम्॥९॥शम्याप्रासंमहातीर्थंसरस्वत्याःसुपावनम् ॥ निवासंमुनिमुख्यानांशर्मदंज्ञानदंतथा॥१०॥तमागतमहंप्रेक्ष्यब्रह्मपुत्रंमहाद्युतिम् ॥ अभ्युत्थानादिकंसर्वकृतवानर्चनादिकम्॥११॥अर्घ्यपाद्यविधिंकृत्वातस्याऽऽसनस्थितस्यच॥उपविष्टःसमीपेऽहंमुनेरमिततेजसः॥१२॥दृष्ट्वाविश्रमिणंशांतंनारदंज्ञानपारदम्॥तमपृच्छमहंराजन्यत्पृष्टोऽहंत्वयाऽधुना ॥ १३ ॥ असारेऽस्मिंस्तुसंसारेप्राणिनांकिंसुखंमुने ॥ नपश्यामिनिनिश्चित्यकदाचित्कुत्रचित्क्वचित् ॥ १४ ॥ द्वीपेजातोजनन्याहंसंत्यक्तस्तत्क्षणादपि ॥ अनाश्रयोवनेवृद्धिंप्रातकर्मानुसारतः ॥ १५ ॥ तपस्ततंमयाचोग्रंपर्वतेबहुवार्षिकम् ॥ पुत्रकामेनदेवर्षेशंकरःसमुपासितः ॥ १६ ॥ ततोमयाशुकःप्राप्तःपुत्रोज्ञानवतांवरः ॥ पाठितस्तुमयासम्यग्वेदानांसारआदितः ॥ १७ ॥

तदनन्तर उन ज्ञानप्रद नारदको विश्रान्त और शान्त देखकर तुमने इस समय मुझसे जो पूँछा मैंनेभी उनसे इसी प्रकार पूँछा ॥ १३ ॥ हे मुनिवर ! इस असारसंसारमें प्राणीगणोंको जन्मग्रहण करके क्या सुख है ? मै निश्चयकर कभी किसी स्थल तथा किसी विषयमें वह सुख नहीं देखता तथापि वडे बडे पुरुषभी किसकारण संसारमे मोहित हो कर्म करते है ? ॥१४॥ देखो द्वीपमें मेरा जन्म हुआ और जन्मतेही जननीने मुझको परित्याग किया मै वनमें निराश्रय होकर कर्मानुसार बढनेलगा ॥ १५ ॥ अनन्तर पुत्रप्राप्तिकी कामनासे पर्व्वतमें स्थित हो वहुत वर्ष पर्य्यंत देवदेव महादेवकी उग्रतर तपस्या की ॥ १६ ॥ इससे ज्ञानीगणोके अग्रगण्य शुकको पुत्ररूपसे प्राप्त हो उसको आदिसे सम्पूर्ण वेदोका सार भाग भलीभाँति पाठ कराया ॥ १७ ॥

हे देवर्षे! मेरा वह पुत्र आपकेही वचनसे ज्ञानको प्राप्त हुआ मेरे उसके विरहमें अत्यन्त कातर हो रोनेपरभी मुझको छोड इस लोकसे लोकान्तरको चलागया॥ १८॥ तदनन्तर पुत्रशोकसे अत्यन्त सन्तप्त हो महागिरि सुमेरुको परित्याग किया तब मैं पुत्रशोकसे अत्यन्त कातर और पुत्रके स्नेहसे अतिक्रशाङ्ग हो इस संसारको मिथ्या जानकर भी मायापाशमें बँध माताको स्मरण करते हुए कुरुजांगलमें उपस्थितहुआ॥ १९॥ २०॥ तदनन्तर राजा शन्तनुने कल्याणिनी जननीका विवाह किया है यह सुनकर इस सरस्वतीके पवित्र तटपर आश्रम बनाय वास करनेलगा॥ २१॥ शन्तनु राजाके परलोक जानेपर साध्वी जननी दो पुत्रोंके सहित वास करनेलगी तब भीष्म उनका प्रतिपालन करने लगे॥ २२॥ बुद्धिमान् गंगापुत्रने चित्रांगदको राज्यपदमे स्थापित किया कुछ कालोपरान्त वह कामदेवकी समान मनोहरकान्ति

सत्यक्त्वामांगतःक्वाऽपिरुदंतंविरहातुरम् ॥ लोकाल्लोकांतरंसाधोवचनात्तवबोधितः ॥ १८ ॥ ततोऽहंपुत्रसंततस्त्यक्त्वामेरुंमहागिरिम् ॥ मातरंमनसाकृत्वासंप्राप्तःकुरुजांगलम् ॥ १९ ॥ पुत्रस्नेहादतितरांकृशांगःशोकसंयुतः ॥ जानन्मिथ्येतिसंसारंमायापाशनियंत्रितः ॥ २० ॥ ततोराज्ञावृतांज्ञात्वामातरंवासवींशुभाम् ॥ स्थितोऽत्रैवाऽऽश्रमंकृत्वासरस्वत्यास्तटेशुभे ॥ २१ ॥ शंतनुःस्वर्गतिंप्राप्तोविधुराजननीस्थिता ॥ पुत्रद्वययुतासाध्वीभीष्मेणप्रतिपालिता ॥ २२ ॥ चित्रांगदःकृतोराजागंगापुत्रेणधीमता ॥ कालेनसोऽपिमेभ्रातामृतःकामसमद्युतिः ॥ २३ ॥ ततःसत्यवतीमातानिमग्नाशोकसागरे ॥ चित्रांगदंमृतंपुत्रंरुरोदभृशमातुरा ॥ २४ ॥ संप्राप्तोऽहंमहाभागज्ञात्वातांदुःखितांसतीम् ॥ आश्वासितामयात्यर्थंभीष्मेणचमहात्मना ॥ २५ ॥ विचित्रवीर्यस्त्वपरोवीर्यवान्पृथिवीपतिः ॥ कृतोभीष्मेणभ्रातावैस्त्रीराज्यविमुखेनह ॥ २६ ॥ काशिराजसुतेरम्येविजित्यपृथिवीपतीन् ॥ भीष्मेणाऽऽनीयस्वबलात्कन्यकेद्वेसमर्पिते ॥२७॥ सत्यवत्यैशुभेकालेविवाहःपरिकल्पितः॥भ्रातुर्विचित्रवीर्यस्यतदाऽहंसुखितोभवम् ॥२८॥ पुनःसोपिमृतोभ्रातायक्ष्मणापीडितोभृशम् ॥ अनपत्योयुवाधन्वीमातामेदुःखिताऽभवत् ॥२९॥

भ्राता कालके ग्रासमें पतित हुए ॥ २३ ॥ माता सत्यवती इसप्रकार पुत्रके शोकसागरमें निमग्न हो पुत्र चित्रांगदके निमित्त अत्यन्त कातर हो रोदन करने लगी ॥ ॥ २४ ॥ हे महाराज ! तिस कालमे जननीको दुःखित जानकर उसके निकट उपस्थित हुआ अनन्तर मैंने और भीष्मने उसको सान्त्वना प्रदान कर समझाया॥ २५॥ भीष्मदेवने दारपरिग्रह और राज्यपालनसे विमुख हो कनिष्ठभ्राता वीर्यवान् विचित्रवीर्यको राज्य प्रदान किया॥ २६ ॥ हे राजन् ! भीष्मने अपने वीर्यसे राजाओंको पराजित कर काशिराजकी दो कन्या लाय विचित्रवीर्यको प्रदान करनेके निमित्त सत्यवतीको समर्पण की॥ २७ ॥ अनन्तर शुभदिन और शुभलग्नमे भ्राता विचित्रवीर्यका विवाह होनेपर तब मै सुखी हुआ॥ २८ ॥ तदनन्तर यक्ष्मारोगसे पीडितहो उस अपुत्रक युवा धनुर्द्धर भ्राता विचित्रवीर्यनेभी प्राण परित्याग किया इससे माता





अत्यन्त दुःखित होगई॥ २९॥ पतिको मरा हुआ देख काशिराजकी कन्या उन दोनों बहिनों ने पतिव्रत धर्मकी रक्षामें तत्पर होकर अत्यन्त दुःखित॥ ३०॥ और रोदन
शील प्राप्त सतीदेवीसे कहा हम दोनो जनी अग्निमें पतिकी सहगामिनी होगी॥ ३१॥ देवी! हम तुम्हारे पुत्रके संग स्वर्गमें जाय दोनों बहिने मिल उनके सहित नन्दनवनमें
विहार करेगी॥ ३२॥ जननीने स्नेहभावका आश्रय कर भीष्मकी अनुमति ग्रहणपूर्वक दोनों बहुओंको इस महाउद्यमसे निवारित किया॥ ३३॥ विचित्रवीर्यकी सम्पूर्ण
और्ध्वदेहिक क्रिया सम्पादित होनेपर फिर भीष्मसे परामर्शकर जननीने हस्तिनानगरमे मुझको स्मरणकिया॥ ३४॥ स्मरणकरतेही जननीके मनका भाव जान मैं शीघ्र
हस्तिनानगरमे आया॥ ३५॥ और मस्तक झुकाय उसके चरणोंमे प्रणाम कर हाथ जोड उस पुत्ररूपी शोकानलसे सन्तप्त हुई मातासे कहा॥ ३६॥ हे जननि!

काशिराजसुतेद्वेतुमृतंदृष्ट्वापतिंतदा॥ पतिव्रताधर्मपरेभगिन्यौसंबभूवतुः॥ ३०॥ तेऊचतुःसतींश्वश्रूंरुदतींभृशदुःखिताम्॥ पतिनासहगामि
न्यौभविष्यावोहुताशने॥ ३१॥ पुत्रेणसहतेश्वश्रुस्वर्गेगत्वाऽथनंदने॥ सुखेनविहरिष्यावःपतिनासहसंयुते॥ ३२॥ निवारितेतदामात्राव
ध्वौतस्मान्महोद्यमात्॥ स्नेहभावंसमाश्रित्यभीष्मस्यवचनात्तदा॥ ३३॥ गांगेयेनचमात्रामेसंमंत्र्यचपरस्परम्॥ कृत्वौर्ध्वदेहिकंसर्वसं
स्मृतोऽहंगजाह्वये॥ ३४॥ स्मृतमात्रस्तुमात्रावैज्ञात्वाभावंमनोगतम्॥ तरसैवाऽऽगतश्चाऽहंनगरंनागसाह्वयम्॥ ३५॥ प्रणम्यमातरंमूर्ध्ना
संस्थितोऽथकृतांजलिः॥ तामब्रुवंसुतप्तांगींपुत्रशोकेनकर्शिताम्॥ ३६॥ मातस्त्वयाकिमाहूतोमनसाऽहंतपस्विनि॥ आज्ञापयमहत्कार्यं
दासोऽस्मिकरवाणिकिम्॥ ३७॥ त्वंमेतीर्थंपरंमातर्देवश्चप्रथितःपरः॥ आगतश्चितितश्चाऽत्रब्रूहिकृत्यंतवप्रियम्॥ ३८॥ व्यासउवाच॥
इत्युक्त्वाऽहंस्थितस्तत्रमातुरग्रेयदामुने॥ तदासामामुवाचेदंपश्यंतीभीष्ममंतिके॥ ३९॥ पुत्रतेऽद्यमृतोभ्रातापीडितोराजयक्ष्मणा॥ तेनाऽहं
दुःखिताजातावंशच्छेदभयादिह॥ ४०॥ तस्मात्त्वमद्यमेधाविन्मयाऽऽहूतःसमाधिना॥ गांगेयस्यमतेनात्रपाराशर्यार्थसिद्धये॥ ४१॥

मुझको मनहीमनमें स्मरण करके क्यों बुलाया है? तुमको इस समय अत्यन्त दुःखित हुई देखता हूं मैं आपका दास हूं आज्ञा कीजिये तुम्हारा क्या कर्म सम्पादन
करूं॥ ३७॥ हे मातः! आपही मेरा परम तीर्थ और आपही मेरी परम देवता है. मै इस स्थानमें उपस्थित होकर अत्यन्त उत्कंठित होरहाहूं क्या आपका प्रिय
कार्य है वह मुझसे कहो॥ ३८॥ व्यासजीने कहा हे मुनीश्वर! मैं यह कहकर जब माताके सामने खडा रहा तब उन्होने समीप बैठे भीष्मकी ओर देखकर मुझसे
कहा॥ ३९॥ हे पुत्र! तुम्हारे भ्राता विचित्रवीर्य राजयक्ष्मारोगसे पीडित हो करालकालके ग्रासमें पतित हुए हैं इसीकारण वंश नष्ट होनेके भयसे मैं अत्यन्त दुःखित
होरही हूं॥ ४०॥ हे मेधाविन्! इसी प्रयोजनकी सिद्धिके निमित्त गंगापुत्रकी अनुमति लेकर अब मैंने तुमको बुलाया है॥ ४१॥





हे पराशरनन्दन ! शन्तनुके नामार्थ तुम प्रायः नष्ट हुआ वंश पुनर्वार स्थापन करो. हे व्यासदेव ! तुम शीघ्र मेरी वंशोच्छेदजनित दुःखसे रक्षाकरो ॥ ४२॥ रूपयौवनसम्पन्न साधुशील काशिराजकी दोनो कन्या तुम्हारे कनिष्ठ भ्राता विचित्रवीर्यकी भार्या हैं ॥ ४३॥ हे महामते ! तुम उनके सहित संगम करके पुत्रोत्पादन पूर्वक भारत वंशकी रक्षा करो इससे तुमको कोई दोष स्पर्श नहीं करेगा ॥ ४४ ॥ व्यासजीने कहा हे देवर्षे ! माताके यह वचन सुनकर मै अत्यन्त चिन्तित हुआ और लज्जाकुलित चित्तसे विनयपूर्वक उनसे कहा ॥ ४५ ॥ हे मातः ! पराई स्त्रीको स्पर्शकरना अत्यन्त पापकर कर्म है, मैं धर्मका मार्ग भलीभाँति जानकर किसप्रकार यह कार्य आदरपूर्वक करूं ? ॥ ४६ ॥ और भी देखो महर्षिगण कहते हैं कि कनिष्ठ भ्राताकी भार्या कन्याकी समान है, मैं सम्पूर्ण वेदशास्त्र अध्ययन करके

कुलंस्थापयनष्टंत्वंवंशंतनोर्नामकारणात् ॥ रक्षमांदुःखतःकृष्णवंशच्छेदोद्भवाद्भुतम् ॥ ४२ ॥ काशिराजसुतेभार्येभ्रातुस्तवयवीयसः ॥ साधोर्विचित्रवीर्यस्यरूपयौवनभूषिते॥४३॥ताभ्यांसंगम्यमेधाविन्पुत्रोत्पादनकंकुरु ॥ रक्षस्वभारतंवंशंनात्रदोषोऽस्तिकर्हिचित् ॥ ४४ ॥ व्यास उवाच ॥ इतिमातुर्वचःश्रुत्वाजातश्चितातुरोह्यहम् ॥ लज्जयाऽऽकुलचित्तस्तामब्रुवंविनयानतः ॥ ४५ ॥ मातःपापाधिकंकर्मपरदाराभिमर्शनम् ॥ ज्ञात्वाधर्मपथंसम्यक्करोमिकथमादरात् ॥४६॥ तथायवीयसोभ्रातुर्वधूःकन्याप्रकीर्तिता ॥ व्यभिचारंकथंकुर्यामधीत्यनिगमानहम्॥ ॥ ४७ ॥ अन्यायेननकर्तव्यंसर्वथाकुलरक्षणम् ॥ नतरंतिहिसंसारात्पितरःपापकारिणः ॥ ४८ ॥ लोकानामुपदेष्टायःपुराणानांप्रवर्तकः ॥ सकथंकुत्सितंकर्मज्ञात्वाकुर्यान्महाद्भुतम् ॥ ४९ ॥ पुनरुक्तोह्यहंमात्रारुदत्याभृशमंतिके ॥ पुत्रशोकातितप्तायावंशरक्षणकाम्यया ॥ ५० ॥ पाराशर्यनतेदोषोवचनान्ममपुत्रक ॥ गुरूणांवचनंतथ्यंसदोषमपिमानवैः ॥ ५१ ॥ कर्तव्यमविचार्यैवशिष्टाचारप्रमाणतः ॥ वचनंकुरुमेपुत्र नतेदोषोऽस्तिमानद ॥ ५२ ॥

किसप्रकार ऐसा व्यभिचार कर्म करनेमे समर्थ हूं ? ॥ ४७ ॥ अन्याय कर्मसे कुलकी रक्षा करना किसीके मतसे कर्त्तव्य नहीं है. क्योंकि पाप करनेवालेके पितृगण संसारसागरसे पार होनेमें समर्थ नहीं होते॥ ४८ ॥जो पुरुष संपूर्णलोकोका उपदेष्टा और पुराणोका प्रवर्त्तक है वह समस्त जान सुनकर इस अत्यन्त अद्भुत कुत्सित कर्ममे कैसे प्रवृत्त होसक्ता है ? ॥ ४९ ॥ माता पुत्रशोकसे अत्यन्त सन्तप्त हुई थी इस कारण उन्होंने कुलके रक्षा करनेकी इच्छासे रोदन करते करते मेरे निकट आनकर पुनर्वार कहा॥ ५० ॥हे पराशरपुत्र ! यदि तुम मेरे वचनके अनुवर्त्ती होकर कार्य करोगे तो तुमको कुछभी दोष नहीं होगा. हे पुत्र ! गुरुजनोंके युक्तियुक्त वचन सदोष होनेपरभी न विचार कर ॥ ५१ ॥ शिष्टाचारप्रमाणसे कार्य सम्पादन करना मनुष्यगणोंको अत्यन्त उचित है. अतएव हे पुत्र ! तुम मेरा वचन

प्रतिपालन करके मेरे मानकी रक्षा करो इसे तुमको कुछ दोष नहीं होगा ॥ ५२ ॥ हे पुत्र ! तुम भलीभाँति विचार करके देखो कि तुम्हारी जननी अत्यन्त सन्तप्त और शोकसागरमें निमग्न हुई है अतएव कुलपुत्र उत्पादन करके उसको सुखी करना तुमको अवश्य उचित है॥ ५३ ॥मैं जननीका इस प्रकार कहना सुनकर सूक्ष्म धर्मके निर्णय विषयमें विशेषज्ञ गंगानन्दन भीष्म मुझसे कहने लगे ॥५४॥ हे द्वैपायन ! तुम सर्वप्रकार निष्पाप हो अतएव इसविषयमें तुमको विचार करना उचित नहीं है तुम माताका वचन प्रतिपालन कर सुखपूर्वक विहार करो ॥५५॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! उनके यह वचन और माताकी प्रार्थना सुन मैं निःशङ्कचित्तसे उस अत्यन्त घृणित कार्यमें प्रवृत्त हुआ॥ ५६ ॥अम्बिकाके ऋतुस्नान करनेपर मैं रात्रिकालके समय उसके सहवासमें प्रवृत्त हुआ, किन्तु उस युवतीने

पुत्रस्यजननंकृत्वासुखिनींकुरुमातरम्॥ विशेषेणतुसंततांमग्नांशोकार्णवेसुत ॥ ५३ ॥ इतितांब्रुवतींश्रुत्वातदासुरनदीसुतः ॥ मामुवाचविशेषज्ञःसूक्ष्मधर्मस्यनिर्णये ॥ ५४ ॥ द्वैपायनविचारोऽत्रनकर्तव्यस्त्वयाऽनघ ॥ मातुर्वचनमादायविहरस्वयथासुखम् ॥ ५५ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वामातुश्चप्रार्थनंतथा । निःशंकोऽहंतदाजातःकार्येतस्मिञ्जुगुप्सिते॥५६॥ अंबिकायांप्रवृत्तोऽहमृतुमत्यांसुदानिशि॥ मयिविमनसायांतुतापसेकुत्सितेभृशम् ॥ ५७ ॥ शतामयासासुश्रोणीप्रसंगेप्रथमेतदा ॥ अंधस्तेभवितापुत्रोयतोनेत्रनिमीलिते ॥ ५८ ॥ द्वितीयेह्निमुनिश्रेष्ठपृष्टोमात्रारहःपुनः ॥ भविष्यतिसुतः पुत्र काशिराजसुतोदरे ॥ ५९ ॥ मयोक्ताजननीतत्रव्रीडानम्रमुखेनह ॥ विनेत्रोभवितापुत्रोमातःशापान्ममैवहि ॥६०॥ तयानिर्भर्त्सितस्तत्रकठोरवचसामुने ॥ कथंपुत्रत्वयाशतापुत्रस्तेधोभविष्यति॥६१॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कंधे चतुर्विंशोऽध्यायः॥२४॥ व्यासउवाच ॥ वासवीचकिताजाताश्रुत्वामेवाक्यमीदृशम् ॥ दाशेयीमामुवाचेदंपुत्रार्थेभृशमातुरा॥१॥

मेरा कुत्सित तापसरूप देखकर मुझसे अनुराग न किया ॥ ५७ ॥ तब मैंने उस नितम्बिनीको शाप दिया जब कि, तुमने मेरे सहित प्रथम सहवासमेंही नेत्र बंदकर लिये अतएव तुम्हारा पुत्र अन्धा होकर जन्मग्रहण करेगा ॥ ५८ ॥ हे मुनिवर ! दूसरे दिन माता मुझसे निर्जनमें पूछने लगी हे द्वैपायन ! काशिराजकी कन्याके उदरसे पुत्र उत्पन्न होगा ? ॥ ५९ ॥ तब मैंने लज्जासे झुके हुए मुखद्वारा कहा हे मातः ! मेरेही शापसे वह पुत्र जन्मान्ध होगा ॥ ६० ॥ तब जननीने मुझसे कठोर वचनद्वारा भर्त्सनाकर कहा हे पुत्र ! अम्बिकाके पुत्र अन्ध होगा यह कहकर तुमने उसको किसकारण शाप दिया ॥ ६१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! मेरे यह वचन सुन माता चकित होगई

और पुत्रक अर्थ अत्यन्त आतुर हो मुझसे कहने लगी ॥ १ ॥ हे पुत्र ! तुम्हारे भ्राताकी भार्या विधवा शोकसंयुक्त काशिराजकी कन्या अम्बालिका॥ २॥ सर्वसुलक्षण सम्पन्न रूपयौवनशालिनी और सम्पूर्ण गुणोसे विभूषित है तुम उसके सहित सहवासकरके श्रेष्ठपुरुषोंके सम्मत उत्तम पुत्र उत्पन्न करो ॥ ३ ॥ जन्मान्ध पुरुष राज्यका अधिकारी नहीं होता अतएव तुम मेरे वचनसे राजकन्यामे एक मनोहर पुत्र उत्पन्न करके मेरे मानकी रक्षा करो ॥ ४ ॥ हे मुनिवर ! तिसकालमें माताके यह वचन सुन जबतक काशिराजकी कन्या अम्बालिका ऋतुमती न हुई तबतक मैं हस्तिनापुरमें वास करनेलगा॥ ५॥ अनन्तर यथासमय उपस्थित होनेपर कुटिलकेशी राजकन्या सासकी आज्ञास निर्जन शयनागारमें मेरे समीप आय अत्यन्त लज्जान्वित हुई॥ ६ ॥ मुझको जटिलतापस और रसवर्जित देखकर उसके मुखपर पसीना

अंबालिकावधूर्धन्याकाशिराजसुतासुत ॥ भार्याविचित्रवीर्यस्याविधवाशोकसंयुता ॥ २ ॥ सर्वलक्षणसंपन्नारूपयौवनशालिनी ॥ तस्यांजनयसंगंत्वंकृत्वापुत्रंसुसंमतम् ॥ ३ ॥ नांधोराजाधिकारीस्यात्तस्मात्पुत्रंमनोहरम् ॥ उत्पादयराजपुत्र्यांवचनान्ममानद ॥ ४ ॥ इत्युक्तोऽहं तदामात्रास्थितस्तत्रगजाह्वये ॥ यावदृतुमतीजाताकाशिराजसुतासुने ॥ ५ ॥ एकांतेशयनागारेप्राप्तासाममसन्निधौ ॥ लज्जमानासुकेशांतास्वश्श्रूवचनात्तदा ॥ ६ ॥ दृष्ट्वामांजटिलंदांतंतापसंरसवर्जितम् ॥ सास्वेदवदनाजातापांडुराविमनाभृशम् ॥ ७ ॥ कुपितोऽहंतदादृष्ट्वाकामिनीं निशिसंगताम्॥ वेपमानांस्थितांपार्श्वेह्यब्रुवंतामहंरुषा ॥८॥ दृष्ट्वामांयदिगर्वेणपांडुवर्णासमावृता॥ अतस्तेतनयःपांडुर्भविष्यतिसुमध्यमे॥९॥ इत्युक्त्वानिशितत्रैवस्थितोंबालिकयायुतः ॥ भुक्त्वातांनिशिनिर्यातःस्थानमापृच्छ्यमातरम् ॥ १० ॥ ततःस्ताभ्यांसुतौकालेप्रसूतावंधपांडुरौ॥ धृतराष्ट्रश्चपांडुश्चप्रथितौसंबभूवतुः ॥ ११ ॥ मातामेविमनाजातातादृशौवीक्ष्यतौसुतौ ॥ ततःसंवत्सरस्यांतेमामाहूयतदाब्रवीत् ॥१२॥ द्वैपायनसुतौजातौराज्ययोग्यौनतादृशौ ॥ अन्यंमनोहरंपुत्रंसमुत्पादयमेप्रियम् ॥ १३ ॥

आगया देह उसकी पाण्डुवर्ण और मन विरस होगया ॥ ७ ॥ मैंने रात्रिके समय पार्श्वमें बैठी हुई उस कामिनीको कांपती और पाण्डुवर्ण देखकर क्रोधयुक्त हो कहा ॥ ८ ॥ हे सुमध्यमे ! तुम जब मुझको देखकर अपने सौन्दर्यके गर्वसे पाण्डुवर्ण हुई तब तुम्हारा पुत्र पाण्डुवर्ण होगा ॥ ९ ॥ यह कह उसी स्थानमें अम्बालिकाके संग रात्रि बिताई. इसप्रकार मैं उस कामिनीके संग रतिसम्भोगकर मातासे आज्ञा ले अपने स्थानको गया ॥ १० ॥ तदनन्तर उन दोनो राजकन्याओंने यथासमयमें अन्ध और पाण्डुवर्ण दो पुत्र उत्पन्न किये अम्बिकाका पुत्र धृतराष्ट नामसे और अम्बालिकाका पुत्र पाण्डुवर्ण होनेपर पाण्डुनामसे विख्यात हुआ ॥ ११ ॥ माता उन दोनों पुत्रोको ऐसा देखकर विमन हुई तदनन्तर संवत्सरके उपरान्त मुझको बुलाकर कहा ॥ १२ ॥ हे द्वैपायन ! यह दोनों पुत्र ऐसे

राज्यके योग्य नहीं है अतएव मेरा प्रिय और मनोहर अन्य अब एक पुत्र उत्पन्न करो ॥ १३ ॥ मेरे उनकी बातमें सम्मति होनेपर फिर उन्होंने आनन्दित हो यथा समय अम्बिकाकी प्रार्थना करके कहा ॥ १४ ॥ हे पुत्रि ! व्यासको आलिङ्गन करके अद्भुत गुणयुक्त कुरुराज वंशके योग्य कुलरक्षक एक पुत्र उत्पन्न करो ॥ १५ ॥ वधूने लज्जासे उस समय कुछ न कहा मैंने माताकी आज्ञानुसार रात्रिकालके समय जब शयनागारमें गमन किया ॥ १६ ॥ तिससमय अम्बिकाने रूपयौवनसम्पन्न विचित्रवीर्यकी एक दासीको अनेक प्रकारके वसनभूषणोंसे भूषित करके मेरे समीप भेजदिया॥ १७॥वह हंसगामिनी सुकेशी दासी रक्तचन्दन और पुष्पमालासे विभूषित हो हावभावसहित आनकर ॥ १८॥ मुझको पलँगपर बैठाय स्वयं प्रेमरसमें डूबकर बैठ गई. हे मुनिवर ! मैंने उसके भाव और विलाससे प्रसन्न

तथेतिसामयाप्रोक्तामुदिताजननीतदा॥अंबिकांप्रार्थयामाससुतार्थेकालआगते॥१४॥पुत्रिव्यासंसमालिंग्यपुत्रमुत्पादयाऽद्भुतम् ॥ कुरुवंशस्य कर्तारंराज्ययोग्यंवरानने ॥ १५ ॥ वधूर्लज्जान्वितार्किचिन्नोवाचवचनंतदा ॥ गतोऽहंशयनागारेमातुस्तद्वचनान्निशि ॥ १६ ॥ दासीविचित्र वीर्यस्यरूपयौवनसंयुता ॥ प्रेपितांबिकयात्वत्रविचित्राभरणांबरा ॥१७॥ चंदनारक्तदेहासापुष्पमालाविभूषिता ॥ आयाताहावसंयुक्तासुकेशी हंसगामिनी॥१८॥पर्यंकेमांसमावेश्यसंस्थिताप्रेमसंयुता॥प्रसन्नोऽहंतदातस्याविलासेनाऽभवंमुने ॥१९॥ रात्रौसंक्रीडितंप्रेम्णातयासहमयाभृ शम् ॥ वरोदत्तःपुनस्तस्यैप्रसन्नेनतुनारद॥२०॥सुभगेभवितापुत्रःसर्वलक्षणसंयुतः ॥ सुरूपःसर्वधर्मज्ञःसत्यवादीशमेरतः ॥२१॥ सतदाविदु रोजातस्त्रयःपुत्रामयाऽभवन् ॥ मायावृद्धिंगतासाधोपरक्षेत्रोद्भवेमम ॥ २२ ॥ विस्मृतःशुकसंबंधीविरहःशोककारणम् ॥ दृष्ट्वात्रीन्स्वसुता न्कामंवीर्यवान्वीर्यसंमतान् ॥ २३ ॥ मायाबलवतीब्रह्मन्दुस्त्यजाह्यकृतात्मभिः ॥ अरूपाचनिरालंबाज्ञानिनामपिमोहिनी ॥ २४ ॥

होकर ॥ १९ ॥ रात्रिकालके समय प्रेमान्वितचित्तसे उसके संग अनेक क्रीडा कीं इसके उपरान्त प्रसन्न मनसे उसको वर देकर कहा ॥ २० ॥ हे सुभगे ! मेरे औरससे तुम्हारे सर्व सुलक्षणयुक्त सुरूप सम्पूर्ण धर्मोका जाननेवाला शान्त और सत्यवादी एक पुत्र उत्पन्न होगा॥ २१ ॥अनन्तर यथा समयमें उसके विदुर नामक एक पुत्र उत्पन्न हुआ परक्षेत्रमें इसप्रकार मुझसे तीन पुत्रकी उत्पत्ति होनेपर यह मेरे पुत्र है इसप्रकार जानकर मेरे मनमें मायाकी वृद्धि होने लगी ॥ २२ ॥ तब मैं उन तीनोपुत्रोंको वीर्यवान् और वीरसंमत देखकर अपने शोकका एक मात्र कारण शुकविरह भूलगया ॥ २३ ॥ हे द्विजेन्द्र ! माया अत्यन्त बलवती और अजितेन्द्रिय पुरुषोको अत्यन्त कठिनतासे छोडने योग्य है यह माया आकार और अवलम्बनशून्य होनेपरभी ज्ञानीगणोको मोहित करती है ॥ २४ ॥

माताके स्नेहमें बँध और पुत्रके प्रति आसक्त होकर मेरा मन वनमेंभी शान्तिलाभ न करसका ॥ २५ ॥ हे मुनिवर ! तब मेरा चित्त तराजूपर आरूढकी समान आन्दोलित होने लगा इससे मैं कभी हस्तिनापुरमें और कभी सरस्वतीके तटमें वास करने लगा, एक स्थानमें स्थिर होकर न रह सका॥ २६॥कभी कभी विचारद्वारा इस प्रकार ज्ञान मेरे मनमें प्रतिभात होने लगा कि, यह पुत्र किसके है ? यह स्नेह केवल मोहमात्र है अन्य कुछ नहीं है मेरे मरनेपर यह मेरे श्राद्धाधिकारी नहीं होंगे॥ २७॥यह पुत्र व्यभिचारद्वारा उत्पन्न हुए हैं यह मुझको क्या सुख देंगे ! हे मुनिवर ! इसप्रकार बलवती मायाही मेरे मनमें मोह विस्तार करती है ॥ २८॥ इस संसारको मिथ्या जानकरभी मैं मोहान्धकूपमें पतित हुआ हूं मैंने कभी कभी निर्जनमें समाहित चित्तसे इस विषयकी चिन्ता करके परिताप किया था ॥ २९ ॥

मातरिस्नेहसंबद्धंतथापुत्रेषुसंवृतम् ॥ नमेचित्तंवनेशांतिमगान्मुनिवरोत्तम ॥२५॥ दोलारूढंमनोजातंकदाचिद्धस्तिनापुरे ॥ पुनः सरस्वतीतीरेनचैकत्रव्यवस्थितिः ॥ २६ ॥ कदाचिच्चिंतयञ्ज्ञानंमानसेप्रतिभातिवै ॥ केऽमीपुत्राःक्वमोहोऽयंनश्राद्धार्हामृतस्यमे ॥ २७॥ व्यभिचारोद्भवाःकिंमेसुखदाःस्युःसुताःकिल ॥ मायाबलवतीमोहंवितनोतिहिमानसे ॥२८॥ जानन्मोहांधकूपेऽस्मिन्पतितोऽहंमृषामुने॥ इत्यकुर्वरहस्तापंकदाचित्सुसमाहितः ॥ २९ ॥ राज्यंप्रापततःपांडुर्बलवान्भीष्मसंमतः ॥ तदाममनोजातंप्रसन्नंसुतकारणात् ॥ ३० ॥ कुंतीमाद्रीसुरूपेद्रेभार्येतस्यबभूवतुः ॥ शूरसेनसुताकुंतीमद्रराजसुतापरा ॥ ३१ ॥ सशापंद्विजतःप्राप्यकामिनीद्वयसंयुतः ॥ पांडुर्निर्वेदमापन्नस्त्यक्त्वाराज्यंवनंगतः ॥३२॥ तदामामाविशच्छोकःश्रुत्वापुत्रंवनेस्थितम् ॥ गतोहंतत्रयत्राऽसौभार्याभ्यांसहसंस्थितः ॥३३॥ तमाश्वास्यवनेपांडुंपुनःप्राप्तोगजाह्वये ॥ धृतराष्ट्रंसमाभाष्यह्यगमंब्रह्मजातटे ॥ ३४ ॥

तदनन्तर भीष्मके परामर्शसे बलवीर्ययुक्त पाण्डु राज्यको प्राप्त हुआ तबभी पुत्रकी समृद्धि देखकर मेरा मन प्रसन्न हुआ, हे मुनिवर ! यहभी उसी मायाका कार्य है ॥ ॥ ३० ॥शूरसेनराजाकी कन्या कुन्ती और मद्रराजाकी कन्या माद्री यह दोनों सुस्वरूपा कामिनी पाण्डुकी भार्या हुई ॥ ३१ ॥स्त्रीसंग करनेसे तुम्हारी मृत्यु होगी इस प्रकार विप्रशापसे दुःखको प्राप्त हो पाण्डु राज्यपरित्यागकर दोनो भार्याओके संग वनको चलेगये॥ ३२ ॥उस पुत्र पाण्डुको वनमें वास करता हुआ सुन मेरे हृदयमें शोक उदय हुआ तब मैं दोनों भार्याओके सहित अवस्थित उस पाण्डुके निकट जाय॥ ३३ ॥और उसको समझाकर फिर हस्तिनापुरमें आया और धृतराष्ट्रके संग कथो

पकथनकर सरस्वतीके तटपर आय उपस्थित हुआ॥ ३४॥पाण्डुने वनाश्रममें उपस्थित होकर वहाँ धर्म, वायु, इन्द्र और दोनों अश्विनीकुमारोसे पांच क्षेत्रज पुत्र उत्पन्न कराये ॥ ३५॥ कुन्तीसे युधिष्ठिर भीमसेन और अर्जुन नामक तीन पुत्र क्रमानुसार धर्म वायु और इन्द्रके उरसे ॥ ३६॥ और माद्रीसे नकुल और सहदेव दोनों अश्विनीकुमारके उरसे उत्पन्न हुए अनन्तर किसी समय पाण्डु निर्ज्जनमे स्थित रूपलावण्यवती माद्रीको आलिङ्गनकर ॥ ३७ ॥ शापके कारण मृत्युको प्राप्त हुए तब वहांके वास करनेवाले मुनिगणोने अग्निमें उनके देहका संस्कार किया चिताकी अग्नि प्रज्वलित होनेपर पतिव्रता माद्री पतिके संग उसमे प्रविष्ट होमृत्युको प्राप्त हुई ॥ ३८ ॥ कुन्तीने पुत्रोंका प्रतिपालन करनेके लिये निवारित हो चिताकी अग्निमें प्रवेश न किया तब मुनिगणने शूरसेनकी कन्या ॥ ३९ ॥ पतिहीन

क्षेत्रजान्पंचपुत्रान्ससमुत्पाद्यवनाश्रमे ॥ धर्मतोवायुतःशक्रादश्विभ्यांपंचपांडवान् ॥ ३५ ॥ युधिष्ठिरोभीमसेनस्तथैवाऽर्जुनइत्यपि ॥ कुंती
पुत्राःसमाख्याताधर्मानिलसुरेशजाः ॥ ३६ ॥ नकुलःसहदेवश्चमद्रराजसुतासुतौ ॥ कदाचित्तुरहोमाद्रींसमालिंग्यमहीपतिः ॥ ३७ ॥ मृतः
शापात्तुमुनिभिःसंस्कृतोहुतभुङ्मुखे ॥ माद्रीतत्रसतीभूत्वाप्रविष्टापतिनासह ॥ ३८ ॥ स्थितापुत्रयुताकुंतीज्वलितेजातवेदसि ॥ मुनयःसुत
संयुक्तांशूरसेनसुतांतदा ॥ ३९ ॥ दुःखितांपतिहीनांतामानिन्युर्गजसाह्वये ॥ समर्पिताऽथभीष्मायविदुरायमहात्मने ॥४० ॥ श्रुत्वाऽहंसुख
दुःखाभ्यांपीडितस्तुपरात्मभिः ॥ भीष्मेणपालिताःपुत्राःपांडोरितिविचिंत्यते ॥ ४१ ॥विदुरेणतथाप्रीत्याधृतराष्ट्रेणधीमता ॥ दुर्योधनादय
स्तस्यपुत्रायेक्रूरमानसाः ॥ ४२ ॥ एकत्रस्थितिमापन्नाविरोधंचक्रुरद्भुतम् ॥ द्रोणाचार्यस्तुसंप्राप्तस्तत्रभीष्मेणमानितः ॥४३॥ अध्यापनाय
पुत्राणांपुरेतस्मिन्निवासितः ॥ कर्णःकुंत्यापरित्यक्तोजातमात्रःशिशुर्यदा ॥ ४४ ॥

दुःखित कुन्तीको संग ले हस्तिनापुरमे जाय महात्मा भीष्म और विदुरको समर्पण किया॥४०॥यह सुनकर मेरा मन पराये देहके निमित्त सुख दुःख सहित पीडित होने लगा बुद्धिमान् भीष्म और विदुर धृतराष्ट्र युधिष्ठिरादिको परम प्रियतम पाण्डुके पुत्र जानकर परम प्रीतिसहित उनका प्रतिपालन करने लगे दुर्योधनादि धृतराष्ट्रके क्रूरमन निष्ठुरपुत्रगण ॥ ४१ ॥ ४२ ॥ एकत्र हो पांचों पाण्डवोंके संग अद्भुतरूप विरोध करने लगे द्रोणाचार्यके दैवात् वहां आनेपर भीष्मने उनका सन्मान करके॥ ४३ ॥ गुरुपुत्रगणोंको पढानेके निमित्त हस्तिनापुरमें उनको वास कराया जिस समय कुन्तीने उत्पन्न होतेही बालक कर्णको त्याग दिया था॥ ४४ ॥

मनुष्य मुझको ज्ञानी कहतेहै किन्तु मैं भी साधारण प्राकृतमनुष्यकी समान भ्रान्त हू अपने मायाके मोहका पहला वृत्तान्त निश्चित प्रकारसे कहताहूं सावधान होकर सुनो ॥४॥हेवासवीनन्दन ! मैंने पहले भार्याके निमित्त अपने किये हुए मोहसे महादुःख अनुभव किया है॥५॥एक दिन मै और पर्वतनामक देवर्षि दोनों मिलकर भारत नामक विख्यात अत्युत्तम भूमिखंड देखनेके निमित्त देवलोकसे मृत्युलोकमे आए॥६॥ हम दोनो मिलकर पृथ्वीमण्डलमें भ्रमण करते करते तीर्थ और परम पवित्र स्थान तथा मुनिगणोंके सम्पूर्ण मनोहर आश्रम देखते हुए विचरण करने लगे॥७॥भ्रमण करनेको चलनेके पहलेही देवलोकमें हमने परामर्श करके निश्चयपूर्वकपरस्पर नियम बन्धन किया था कि॥८॥पृथ्वीमण्डलमे भ्रमण करनेके समय जिसकी जिसप्रकार चित्तकी वृत्तिका उदय हो अच्छा हो अथवा बुरा हो वह उसको कभी न

ज्ञानिनंमांजनोवेत्तिभ्रांतोऽहंसर्वलोकवत् ॥ शृणुमेपूर्ववृत्तांतंप्रब्रवीमिसुनिश्चितम् ॥ ४ ॥ दुःखंमयायथापूर्वमनुभूतंमहत्तरम् ॥ स्वकृतेनचमोहेनभार्यार्थेवासवीसुत ॥ ५ ॥ एकदापर्वतश्चाऽहदेवलोकान्महीतलम् ॥ प्राप्तौविलोकनार्थायभारतंखंडमुत्तमम् ॥ ६ ॥ भ्रमंतौसहितावुर्व्यां पश्यंतौतीर्थमंडलम् ॥ पावनानिचस्थानानिमुनीनामाश्रमाञ्छुभान् ॥ ७ ॥ शपथंदेवलोकात्तुकृत्वापूर्वंपरस्परम् ॥ चलितौसमयंचेमंसंमंत्र्यनिश्चयेनवै ॥ ८ ॥ चित्तवृत्तिस्तुवक्तव्यायादृशीयस्यजायते ॥ शुभावाऽप्यशुभावाऽपिनगोप्तव्याकदाचन ॥९॥ भोजनेच्छाधनेच्छाऽपि रतीच्छावाभवेदपि ॥ यादृशीयस्यचित्तेतुकथनीयापरस्परम् ॥ १० ॥ इत्यावांसमयंकृत्वास्वर्गाद्भूलोकमागतौ ॥ एकचित्तौमुनीभूतौविचरंतौयथेच्छया ॥ ११ ॥ एवंभ्रमंतौलोकेऽस्मिन्ग्रीष्मांतेसमुपागते ॥ संजयस्यपुरंरम्यंसंप्राप्तौनृपतेःपुनः ॥ १२ ॥ तेनसंपूजितौभक्त्याराज्ञा संमानितौभृशम् ॥ स्थितौतत्रगृहेतस्यचातुर्मास्यंमहात्मनः ॥ १३ ॥ वार्षिकाश्चतुरोमासादुर्गमाःपथिसर्वदा ॥ तस्मादेकत्रविबुधैःस्थातव्यमितिनिश्चयः ॥ १४ ॥ अष्टौमासांस्तुप्रवसेत्सदाकार्यवशाद्विजः ॥ वर्षाकालेनगंतव्यंप्रवासेसुखमिच्छता ॥ १५ ॥

छिपावे ॥९॥भोजनकी इच्छा धन प्राप्त करनेकी इच्छा अथवा रमणकी इच्छा हो जिसके मनमे जिस प्रकारके भावका उदय हो वह उसको प्रकाश करके कहै॥ ॥१०॥हम दोनों इस प्रकार नियम कर एकान्तचित्तसे मुनिवरोंके आचरणमें स्थित हो इच्छानुसार भूलोकभ्रमणमें प्रवृत्त हुए ॥११॥ इस प्रकार पृथ्वीमें भ्रमण करते करते ग्रीष्मका अन्त होनेपर वर्षाकाल आगया हम सञ्जयनामक राजाके मनोहरपुरमे उपस्थित हुए ॥१२॥ राजाने भक्तिसहित हमारा अत्यन्त सन्मान करके हमारी पूजा की तब हमने चार मास पर्यन्त उन महात्माके गृहमें वास किया॥१३॥वर्षाके चार महीनोंमें समस्त मार्ग सदाही अत्यन्त दुर्गम रहते है अतएव इस समयमें एक स्थानपरही वास करना बुद्धिमानोंका कर्त्तव्य है ॥ १४ ॥ ब्राह्मणगण आठमहीने कार्यवश सदाही प्रवास करें सुखकी इच्छा करनेवाले पुरुष

वर्षाकालके समय परदेशको न जाय ॥१५॥ यह सब विचारकर हम दोनों जनोंनें वहां सञ्जयराजाके गृहमें वास किया ॥१६॥ उन महीपतिके दयमन्ती नामक सुदती और परमरूपवती एक कन्या थी राजाने उसको हमारी सेवा करनेके निमित्त नियुक्त करदिया ॥१७॥ वह विशालनयना विवेकवती राजपुत्री भलीभाँति उद्यमशील थी वह दिनरात हम दोनोंकी सेवा करने लगी ॥ १८ ॥ यथासमयमें स्नानके लिये जल स्वच्छ अत्युत्तम भोजन ताम्बूलादि जो कुछ इष्ट वस्तु है वह उन सबको देने लगी ॥ १९ ॥ वह राजकन्या व्यजन आसन और शय्या इत्यादि जो कुछ वाञ्छित द्रव्य है वह सब हमको प्रस्तुत कररखती ॥ २० ॥ इस प्रकार राजकन्या हमारी सेवा करने लगी मैभी वेद अव्ययन और वेदोक्त व्रतकार्य मै निरत रहता ॥२१॥ हे द्वैपायन ! मै तिससमय करमें वीणा धारण कर

इतिसंचिंत्यमनसासंजयस्यगृहेतदा ॥ संस्थितौमानितौराज्ञाकृतातिथ्यौमहात्मना ॥ १६ ॥ दमयंतीतिविख्यातातस्यपुत्रीमहीपतेः ॥ आज्ञापरिचर्यार्थंसुदतींसुंदरीभृशम् ॥ १७ ॥ विवेकज्ञाविशालाक्षीराजपुत्रीकृतोद्यमा ॥ सेवनंसर्वकालेचव्यदधादुभयोरपि ॥ १८ ॥ स्नानार्थमुदकंकालेभोजनंमृष्टमायतम् ॥ मुखवासंतथाचाऽन्यंयदिष्टंतद्ददातिसा ॥ १९ ॥ मनोभिलषितान्कामानुभयोरपिकन्यका ॥ व्यजनासनशय्यादीन्वांछितानप्यकल्पयत् ॥ २० ॥ एवंसंसेव्यमानौतुस्थितौराज्ञोगृहेकिल ॥ वेदाध्ययनसंशीलावावां वेदव्रतेरतौ ॥ २१ ॥ अहंवीणांकरेकृत्वासाधयित्वास्वरोत्तमम् ॥ गायत्रंसामसुस्वादमगांकर्णरसायनम् ॥ २२ ॥ राजपुत्रीतुतच्छ्रुत्वासामगानंमनोहरम् ॥ वभूवमयिरागाढ्याप्रीतियुक्ताविशारदा ॥ २३ ॥ दिनेदिनेनुरागोऽस्यामयिवृद्धिंगतःपरः ॥ ममाऽपिप्रीतियुक्तायांमनोजातंस्पृहापरम् ॥ २४ ॥ ममतस्यचसाकन्याभोजनादिषुकर्हिचित् ॥ अकरोदंतरंकिंचित्सेवाभेदंरसान्विता ॥ २५ ॥ स्नानायोष्णजलंमह्यंपर्वतायचशीतलम् ॥ दधिमह्यंतथातक्रंपर्वतायाऽप्यकल्पयत् ॥ २६ ॥

उत्तम उत्तम स्वर निकालकर कर्णरसायन मनोहर सामगायन करने लगा ॥ २२ ॥ गीतिरसज्ञा राजकन्या यह मनका मोहित करनेवाला सामगान सुनकर मुझमें अनुरागिणी और प्रीतिमती होने लगी ॥२३॥ मेरे प्रति राजकन्याका अनुराग दिन दिन बढने लगा उसको अपनेप्रति प्रीतियुक्त हुआ देखकर उस राज कन्यामें मुझको भी मोह उत्पन्न हुआ ॥ २४ ॥ इसप्रकार राजकन्या मुझमें रतिरसयुक्त होकर मेरे और पर्वतके भोजनादिविषयमें कुछ कुछ प्रभेद करके सेवाका वैलक्षण्य करने लगी ॥२५॥ मुझको स्नान करनेके लिए उष्णजल और पर्वतको शीतल जल भोजनके लिये मुझको उत्तम दधि और पर्वतको तक्र अर्थात् मट्ठा ॥२६॥

उस नदीमे बहे जातेको लेकर सूतने पाललिया था कर्ण शूरगणोंमे अग्रगण्य होनेसे दुर्योधनको अत्यन्त प्रिय था॥ ४५॥ क्रमानुसार भीम और दुर्योधनादिमे परस्पर विरोध होगया धृतराष्ट्रने उन सम्पूर्ण पुत्रोंके क्लेशकी चिन्ता करके॥ ४६॥ विरोधकी शान्तिके निमित्त वारणावत नगरमे पाण्डवोंका निवासस्थान बनादिया॥ ४७॥ दुर्योधनने विद्वेष बुद्धिके वशीभूत हो अपने सुहृद् पुरोचनको भेजकर मनोहर जतुगृह बनवाया ॥ ४८ ॥ हे मुनिवर ! पृथाके सहित पांचो पाण्डवोंको जतुगृहमे दग्धहुआ सुन पुत्रभावसे मै दुःखसागरमे निमग्न हुआ ॥ ४९ ॥ अत्यन्त शोकातुर हो निर्ज्जन वनमे दिनरात ढूंढकर एकचक्रानगरीमे दुःखसे दुःखित अत्यन्त कृश और परिपीडित पाण्डवगणोंको देखा ॥ ५० ॥ मैंने उनके दर्शन लाभसे परितुष्ट हो उनको द्रुपदराजाकी नगरीमें शीघ्र भेजा ॥ ५१ ॥ वह दुःखसे

सूतेनपालितोनद्यांप्राप्तश्चाऽधिरथेनह ॥ दुर्योधनप्रियश्चाऽभूत्कर्णःशूरतमस्तथा ॥ ४५ ॥ परस्परंविरोधोभूद्भीमदुर्योधनादिषु ॥ धृतराष्ट्रस्तु संचिंत्यक्लेशंपुत्रेषुतेषुच ॥ ४६ ॥ निवासंकल्पयामासपांडवानांमहात्मनाम् ॥ विरोधशमनायैवनगरेवारणावते ॥ ४७ ॥ दुर्योधनेनतत्रैवद्रोहाज्जतुगृहार्णिवे ॥ कारितानिचदिव्यानिप्रेष्यमित्रंपुरोचनम् ॥ ४८ ॥ श्रुत्वाजतुगृहेदग्धान्पांडवान्पृथयायुतान् ॥ पौत्रभावान्मुनिश्रेष्ठमग्नोऽहंव्यसनार्णवे ॥ ४९ ॥ शोकातुरोभृशंशून्येवनेपश्यन्नहर्निशम् ॥ दृष्टामयैकचक्रायांपांडवादुःखकर्शिताः ॥ ५० ॥ ततस्तुष्टमनाश्चाऽहं जातःपार्थान्विलोक्यच ॥ प्रेरितास्तेमयातूर्णंद्रुपदस्यपुरंप्रति ॥ ५१ ॥ तेगतास्तत्रदुःखार्ताविप्रवेषधराःकृशाः ॥ मृगचर्मपरीधानाःसभायां संस्थितास्तदा ॥ ५२ ॥ कृत्वापराक्रमंजिष्णुःसजित्वाद्रुपदात्मजाम् ॥ चक्रुर्विवाहंमानिन्यापंचैवमातृवाक्यतः ॥ ५३ ॥ दृष्ट्वाविवाहंतेषां तुमुदितोऽहंभृशंतदा ॥ ततोनागाह्वयेप्राप्ताःपांचालीसहितामुने ॥ ५४ ॥ निवासंखांडवप्रस्थंधृतराष्ट्रेणकल्पितम् ॥ पांडवानांद्विजश्रेष्ठवसुदेवसुतेनवै ॥ ५५ ॥ तर्पितःपावकस्तत्रविष्णुनासहजिष्णुना ॥ राजसूयःकृतोयज्ञस्तदाहंमुदितोभवम् ॥ ५६ ॥ दृष्ट्वाथविभवंतेषांतथामयकृतांसभाम् ॥ दुर्योधनोतिसंतप्तोदुरोदरमथाकरोत् ॥ ५७ ॥

कातर होकर मृगचर्म पहनकर विप्रवेषसे जाय राजसभामे विनीतभावसे वास करनेलगे ॥ ५२ ॥ अर्जुनने पराक्रमप्रकाशपूर्वक लक्ष्य भेदकर द्रुपदराजाकी कन्या द्रौपदीको प्राप्त करनेपर माताकी आज्ञासे पांचो पांडवोंने उस मानिनी राजकन्यासे पाणिग्रहण किया ॥ ५३ ॥ हे मुनिवर ! मै तिस समय उनका विवाहहुआ देख अत्यन्त आनन्दित हुआ अनन्तर पाण्डवगण पाञ्चालीके सहित फिर हस्तिनापुरमें उपस्थित हुए ॥५४॥ तब धृतराष्ट्रने खाण्डवप्रस्थमे पाण्डवोंका वासस्थान नियत किया तदनन्तर वसुदेवके पुत्र ॥ ५५ ॥ विष्णुने अर्जुनके संग मिलित हो अग्निको तृप्त किया उसके उपरान्त पाण्डवगणोंको राजसूययज्ञका अनुष्ठान करता हुआ देखकर मैं अत्यन्त आनन्दित हुआ॥ ५६ ॥ पाण्डवोंका विभव और शिल्पिराज मयकी बनाई सभा देखकर दुर्योधनादि अत्यन्त सन्तप्त

हुए और अनर्थकर द्यूतक्रीडाका आरम्भ किया ॥५७॥ शकुनि छलद्यूतमें अत्यन्त चतुर था, धर्मपुत्र अक्षक्रीडामें निपुण नहीं थे अतएव दुर्योधनने शकुनिद्वारा द्यूतक्रीडा कराय धर्मराजका सर्वस्व हर लिया और राजा द्रुपदकी कन्या याज्ञसेनीको राजसभामें अत्यन्त अपमानित कर अति क्लेश दिया था ॥ ५८ ॥ अनन्तर पांचालीके सहित पाण्डवगण बारहवर्ष वनमें वास करनेके निमित्त चलेगये इससे मैं अत्यन्त दुःखित हुआ ॥ ५९ ॥ हे मुनिवर ! मैं सनातनधर्म जानकर भी भ्रमवश इसप्रकार सुखदुःखात्मक संसारसागरमें निमग्न हुआ हूं ॥ ६० ॥ मैं कौन हूं ! यह सब पुत्र किसके है और कौन माता है अथवा सुख किस प्रकार है ? यह सब विचार कर मेरा मन दिनरात भ्रमण करता है ॥ ६१ ॥ हे मुनिवर ! मैं क्या करूं ? कहां जाऊं किसीसे मुझको सन्तोष प्राप्त नहीं होता मेरा मन मानो दोला [ तराजू ] में आरूढ होकर आन्दोलित होता है कभी स्थिर नहीं होता ॥ ६२ ॥ हे मुनिश्रेष्ठ ! आप सर्वज्ञ है अतएव आप मेरा सन्देह

दुर्द्यूतवेदीशकुनिरनक्षज्ञश्चधर्मजः ॥ हृतंराज्यंधनंसर्वंयाज्ञसेनीचक्लेशिता ॥ ५८ ॥ वनेद्वादशवर्षाणिपांडवास्तेविवासिताः ॥ पांचालीसहितास्तेनदुःखंमेजनितंभृशम् ॥ ५९ ॥ एवंनारदसंसारेसुखदुःखात्मकेभृशम् ॥ निमग्नोऽहंभ्रमेणैवजानन्धर्मंसनातनम् ॥६०॥ कोऽहंकस्यसुतास्तेऽमीकामाताकिंसुखंपुनः॥येनमेहृदयंमोहाद्भ्रमतीतिदिवानिशम् ॥ ६१ ॥ किंकरोमिक्वगच्छामिसंतोषोनाऽधिगच्छति ॥ दोलारूढंमनोमेऽत्रचंचलंनस्थिरंभवेत् ॥ ६२ ॥ सर्वज्ञोसिमुनिश्रेष्ठसंदेहंमेनिवर्तय ॥ तथाकुरुयथाऽहंस्यांसुखितोविगतज्वरः ॥ ६३ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेषष्ठस्कन्धेपञ्चविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥ व्यासउवाच ॥ इतिमेवचनंश्रुत्वानारदःपरमार्थवित् ॥ मामाहचस्मितंकृत्वापृच्छंतंमोहकारणम् ॥ १ ॥ नारदउवाच ॥ पाराशर्यपुराणज्ञकिंपृच्छसिसुनिश्चयम् ॥ संसारेऽस्मिन्विनामोहंकोऽपिनास्तिशरीरवान् ॥ २ ॥ ब्रह्माविष्णुस्तथारुद्रःसनकःकपिलस्तथा ॥ माययावेष्टिताःसर्वेभ्रमंतिभववर्त्मनि ॥ ३ ॥

निवारण कीजिये जिससे मेरे मनका ज्वर दूर हो और जिससे मैं सुखी होसकूं आप वही कीजिये ॥ ६३ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां पञ्चविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! मेरे इसप्रकार मोहका कारण पूँछनेपर मेरे इसप्रकार वचन सुन परमार्थतत्त्वके जाननेवाले महर्षि नारद कुछेक हास्यकर कहने लगे ॥ १ ॥ नारदजी बोले हे पराशरतनय ! तुम सब पुराणोंको जानते हो तब तुम मुझसे मोहका निश्चित कारण क्यो पूछते हो ! इस संसारमें मोहके अतिरिक्त कोईभी शरीरधारी जीव नहीं ॥ २ ॥ ब्रह्मा, विष्णु और रुद्रादि देवगण जनक तथा कपिलादिऋषिगण यह सभी मायासे परिवेष्टित हो संसारमार्गमें भ्रमण करते हैं ॥ ३ ॥

शयनकरनेके लिये मुझको सुविमल शुभ्र शय्या, पर्वतको मलिन बिछौना प्रदान करनेलगी, इसप्रकार राजकन्या परम प्रीतिसहित मेरी सेवा करनेलगी किन्तु पर्वतकी इसप्रकार सेवा नहीं की ॥ २७॥ वह सुन्दरी मुझको प्रेमपूर्ण नेत्रोंसे देखनेलगी किन्तु पर्वतको इसप्रकार नहीं देखती. पर्वत राजकन्याका इसप्रकार प्रेमकारण देखकर ॥ २८ ॥ आश्चर्ययुक्त हो यह क्या हुआ इसप्रकार मनमें चिन्ता करने लगा. अनन्तर निर्जनमें मुझसे पूँछा हे नारद ! तुम भलीभांति सम्पूर्ण विवरण मुझसे कहो ॥ २९॥ राजकन्या प्रीतिमती होकर तुममें अत्यन्त प्रेमप्रकाश करती है और स्नेहयुक्त भक्ष्य भोज्य देती है ॥ ३०॥ किन्तु मुझसे इसप्रकार नहीं करती इसप्रकार सेवाका प्रभेद देखकर मेरे मनमें सन्देह होता है. बोध होता कि, सञ्जयराजाकी कन्या तुमको पति करनेके निमित्त भलीभाँति इच्छा करतीहै ॥ ३१ ॥ तुम्हारे भी मनका भाव इसीप्रकार है यह मैने लक्षणद्वारा जानलिया नेत्र और मुखके विकारसे प्रीतिका लक्षण जाना जाताहै ॥ ३२ ॥ जो हो हे मुनिवर ! तुम मुझसे

शयनास्तरणंशुभ्रंमदर्थेपर्यकल्पयत् ॥ प्रीत्यापरमयायद्वत्पर्वतायनतादृशम् ॥ २७ ॥ विलोकयतिमांप्रेम्णासुंदरीनचपर्वतम् ॥ ततोऽस्यास्ता दृशंदृष्ट्वापर्वतःप्रेमकारणम् ॥ २८ ॥ मनसाचिंतयामासकिमेतदितिविस्मितः ॥ पप्रच्छमांरहःसम्यग्ब्रूहिनारदसर्वथा ॥ २९ ॥ राजपुत्रीत्व यिप्रेमकरोतिमुदिताभृशम् ॥ ददातिभक्षभोज्यानिस्नेहयुक्तासमंततः ॥ ३० ॥ नतथामयिभेदोऽत्रसंदेहंजनयत्यसौ ॥ मन्यतेत्वांपतिंकर्तुंसर्व थासंजयात्मजा ॥ ३१ ॥ तवाऽपितादृशंभावंजानामिलक्षणैरहम् ॥ नेत्रवक्त्रविकारैश्चज्ञायतेप्रीतिकारणम् ॥ ३२ ॥ सत्यंवदनतेमिथ्यावक्त व्यंवचनंमुने ॥ स्वर्गतःसमयंकृत्वाचलितौसंस्मराऽधुना ॥ ३३ ॥ नारदउवाच ॥ पृष्टोऽहंपर्वतेनेदंकारणंतुहठाद्यदा ॥ तदाऽहंव्रीसमाक्रांतः संजातश्चाऽब्रुवंपुनः ॥ ३४ ॥ पर्वतैषाविशालाक्षीपतिमांकर्तुमुद्यता ॥ ममाऽपिमानसोभावोवर्ततेऽस्यांविशेषतः ॥ ३५ ॥ तच्छ्रुत्वावचनंस त्यंपर्वतःकोपसंयुतः ॥ मामुवाचमुनिर्वाक्यंधिग्धिगितिपुनःपुनः ॥ ३६ ॥ प्रथमंशपथान्कृत्वावंचितोऽहंत्वयायतः ॥ भववानरवक्त्रस्त्वंशा पाच्चममित्रध्रुक् ॥ ३७ ॥ इतिशप्तस्तुतेनाऽहंकुपितेनमहात्मना ॥ सहसाह्यभवंक्रूरःशाखामृगमुखस्तदा ॥ ३८ ॥

सत्य कहो कभी झूंठ नहीं कहना हमने स्वर्गसे निकलनेके पहलेही जो नियम किया है उसको स्मरण कर सत्य कहो ॥ ३३ ॥ नारदजीने कहा पर्वत जब मुझसे हठात् इसप्रकार कारण पूँछने लगा तब मैने अत्यन्त लज्जित होकर कहा ॥ ३४ ॥ हे पर्वत ! यह विशालाक्षी राजकन्या मुझको पति करनेके निमित्त उद्यत हुई है मेरे भी मनका भाव राजकन्यामें भलीभाँति बद्ध हुआ है॥ ३५॥ पर्वत मेरा यह वचन सुनकर अत्यन्त कुपित हुआ और धिक् नारद धिक् नारद यह वचन बारंबार कहने लगा ॥ ३६ ॥ तुमने पहले अनेक शपथ करके मुझको छला है अतएव हे मित्रद्रोहिन् ! मेरे शापसे तुम्हारा वानरकी समान मुख हो ॥ ३७ ॥ महात्मा पर्वतने कुपित होकर इसप्रकार शाप दिया तो मेरा मुख तत्काल वानरकी समान कुटिल और विकृताकार होगया ॥ ३८ ॥

मैंने भगिनीका पुत्र जानकर भी उसको क्षमा न किया कोपान्वित होकर शाप दिया कि, तेरी भी स्वर्गलोकमें गति नहीं होगी ॥ ३९ ॥ हे पर्वत ! अल्प अपराध सेही तैंने मुझको शाप दिया है इससे तेरी बुद्धि अत्यन्त हीन दिखाई देती है जो हो उस समय मर्त्यलोकमे तेरा वास होगा ॥ ४० ॥ अनन्तर पर्वत अत्यन्त विमन होकर उस नगरसे निकला मेराभी तत्काल मर्कटकी समान मुख होगया ॥ ४१ ॥ मेरा वानरकी समान कुटिल मुख देखकर राजकन्या विमन होगई उसको फिर पहलेकी समान प्रफुल्लित नहीं देखा किन्तु वीणा सुननेकी इच्छा पहलेकी समान नहीं दीखने लगी॥४२॥ व्यासजीने कहा हे मुनिवर ! इसके उपरान्त फिर क्या हुआ आपने किस प्रकार शापसे छूटकर फिर मनुष्यकी समान मुख प्राप्त किया ॥४३॥ पर्वतऋषि कहां गये ? और किस प्रकार कब किस स्थानमे आपका पुनर्वार मिलन हुआ यह सम्पूर्ण विवरण मुझसे विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये ॥४४॥ नारदजीने कहा हे महाभाग ! मै मायाका महच्चरित्र अब क्या कहूं ? पर्वतके

मयाऽपिनकृतातस्मिन्क्षमातुभगिनीसुते॥सोऽपिशप्तोऽतिकोपाद्वैमास्वर्गेतेगतिःकिल।३९।स्वल्पेऽपराधेयस्मान्मांशप्तवानसिपर्वत।तस्मात्त्वमपिमंदात्मन्मृत्युलोकेस्थितिःकिल॥४०॥पर्वतस्तुगतस्तस्मान्नगराद्विमनाभृशम्॥अहंवानरवक्त्रस्तुसंजातस्तत्क्षणादपि॥४१॥दृष्ट्वामांवानरंक्रूरं राजपुत्रीविलक्षणा॥विमनाऽतीवसंजातावीणाश्रवणलालसा॥४२॥व्यासउवाच॥ततःकिमभवद्ब्रह्मन्कथंशापान्निवर्तितः॥ मानुषास्यःपुनर्जातो भवान्ब्रूहियथाविधि॥४३॥पर्वतःक्वगतोभूयःसंगमोयुवयोरभूत्॥कदाकुत्रकथंसर्वंविस्तरेणवदस्वह ॥ ४४ ॥ नारदउवाच॥किंब्रवीमिमहाभाग मायायाश्चरितंमहत्॥दुःखितोऽहंभृशंतत्रपर्वतेरुपितेगते॥४५॥पुनःसेवापरात्यर्थंराजपुत्रीममाऽभवत्॥ गतेऽथपर्वतेकामंस्थितस्तत्रैवसद्मनि४६ अहंदुःखान्वितोदीनस्तथावानरवन्मुखः।विशेषेणतुचिंतार्तःकिंमेस्यादितिचिंतयन्॥४७॥संजयोऽथसुतांदृष्ट्वाकिंचित्प्रकटयौवनाम्॥विवाहार्थं राजसुतामपृच्छत्सचिवंतदा ॥४८॥ विवाहकालःसंप्राप्तःसुतायाममसांप्रतम् ॥ योग्यंवरंममब्रूहिराजपुत्रंसुसंमतम् ॥ ४९ ॥ रूपौदार्यगुणैर्युक्तं शूरंसुकुलसंभवम् ॥ विवाहंविधिवत्पुत्र्याःकरोमिकिलसांप्रतम् ॥ ५० ॥ प्रधानस्त्वब्रवीद्राजन्राजपुत्राह्यनेकशः॥ वर्ततेभुविपुत्र्यास्तेयोग्या सर्वगुणान्विताः ॥ ५१ ॥

कुपित होकर चले जानेपर फिर मै अत्यन्त दुःखित हुआ ॥ ४५ ॥ राजकन्या फिर मेरी अधिक सेवा करने लगी पर्वतके चले जानेपर भी मै उसी स्थानमे वास करने लगा ॥ ४६ ॥ वानरकी समान मुख होनेसे मै अत्यन्त दीन और दुःखित हुआ और इसके उपरान्त मेरा क्या होगा यह जानकर मैं भलीभाँति चिन्तासे अत्यन्त कातर होगया ॥ ४७ ॥ अनन्तर राजा सञ्जयने अपनी कन्या दमयन्तीको यौवनकुसुम कुछेक विकसित हुई देखकर उसके विवाहके निमित्त प्रधान मंत्रीसे पूँछा ॥ ४८ ॥ कन्याका विवाह करनेका समय उपस्थित हुआ है इस समय विधिपूर्वक उसका विवाह करो मनोमत वरके योग्यरूप, गुण और औदार्ययुक्त धीर तथा वीर एवं सत्कुलोत्पन्न राजपुत्र कौन है ? वह तुम मुझसे भलीभाँति कहो ॥ ४९ ॥ ५० ॥ मंत्रीने कहा हे राजन् ! सर्व

विधि गुणयुक्त आपकी कन्याके योग्य वर अनेक राजपुत्र पृथ्वीमण्डलमें विद्यमान हैं ॥५१॥ जिस राजपुत्रको आपकी इच्छा हो उसकोही बुलाकर हाथी, घोडा, रथ और धन रत्नादिके सहित कन्याप्रदान कीजिये॥५२॥ नारदजी बोले तदनन्तर दमयन्तीने पिताका अभिप्राय जानकर अपनी अभिलाषा धात्रीके मुखद्वारा राजासे निवेदन की ॥५३॥ धात्रीने जाकर कहा हे महाराज ! आपकी कन्या दमयन्तीने मुझसे कहा है कि, हे धात्रि ! जब मेरे पिता सुस्थचित्तसे स्थिर हों तब तुम उनसे एकान्तमे मेरा वचन निवेदन करके कहना कि ॥ ५४ ॥ मैने वीणाके नादरूप मोहनसे मोहित होकर महती नाम्नी वीणाके बजानेमें विशारद बुद्धिमान् नारदमहर्षिको वरण किया है अन्य कोई मुझको प्रिय नहीं होगा॥५५॥हे तात!नारदके संग मेरा विवाह कर मेरी मनोवाञ्छा पूर्ण कीजिये. हे धर्म्मज्ञ ! मैं नारदके अतिरिक्त अन्य किसीको भी पतित्वमें वरण नहीं करूंगी ॥ ५६ ॥ हे पितः ! मै नक्र तिमिङ्गिलादि ( नाके घडियालादिक ) मुक्त सुखविघातक पदार्थ

यस्मिन्नुचिस्तेराजेंद्रतमाहूयनृपात्मजम् ॥ देहिकन्यांधनंभूरिहस्त्यश्वरथसंयुतम् ॥ ५२ ॥ नारदउवाच ॥ पितुश्चिकीर्षितंज्ञात्वादमयंतीतदा नृपम् ॥ धात्र्यामुखेनवाक्यज्ञातमुवाचरहःस्थितम् ॥५३॥ धात्र्युवाच॥दमयंतीमहाराजपुत्रीतेमामथाऽब्रवीत् ॥ पितरंब्रूहिधात्रेयिवचनान्मेसु खान्वितम् ॥५४॥ मयावृतोऽथमेधावीनारदोमहतीयुतः॥ नादमोहितयाकामंनाऽन्यःकोऽपिप्रियोमम॥५५॥ कुरुमेवांछितंतातविवाहंमुनिना सह॥नाऽन्यंवरिष्येधर्मज्ञनारदंतुपतिंविना॥५६॥मग्नाऽहंनादसिंधौवैनक्रहीनेरसात्मके॥अक्षारेसुखसंपूर्णेतिमिंगिलविवर्जिते॥५७इतिश्रीदेवी भागवतेमहापुराणेषष्ठस्कंधेषड्विंशोऽध्यायः॥२६॥नारदउवाच॥ तत्पुत्र्यावचनैःश्रुत्वाराजाधात्रीमुखात्ततः॥ भार्यांप्रोवाचकैकेयींसमीपस्थां सुलोचनाम्॥१॥ राजोवाच॥ यदुक्तंवचनंकांतेधात्र्यातत्तुत्वयाश्रुतम्॥ वृतोऽयंनारदःकामंमुनिर्वानरवक्त्रभाक्॥२॥किमिदंचिंतितंपुत्र्याबुद्धिही नंविचेष्टितम्॥कथमस्मैमयादेयाकन्याहरिमुखायसा॥३॥क्वाऽसौभिक्षुःकुरूपःक्वदमयंतीममाऽऽत्मजा॥विपरीतमिदंकार्यंनविधेयंकदाचन॥४॥

विवर्ज्जित लवण विहीन सुमधुर आनन्दरसात्मक सुखपरिपूर्ण नादसिन्धुमें निमग्न हुई हूं अन्य किसीसेभी मेरा मन सन्तुष्ट नहीं होगा ॥ ५७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां षड्विंशोऽध्यायः ॥ २६ ॥ नारदजीने कहा राजाने धात्रीके मुखसे कन्याका इसप्रकार वचन सुनकर समीप बैठी हुई सुलोचना कैकेयी नामक महिषीसे कहा ॥ १ ॥ हे कान्ते ! धात्रीने जो कहा वह तुमने सुना ! दमयन्तीने उस वानरवदन नारदमुनिको मनमें पति किया है ॥ २ ॥ दमयन्तीने क्या विचार कर यह निश्चय किया है जो हो यह अत्यन्त बुद्धिहीनका कार्य हुआ है इसमे सन्देह नहीं उसका वदन बन्दरकी समान है मैं उसको किस प्रकार वह भुवनधन्यकन्यारत्न प्रदान करूं॥ ३ ॥कुरूप और भिक्षुक नारद मुनि कहां और नेत्रोंको आनन्द देनेवाली मेरी कन्या दमयन्ती कहां यह कार्य समस्तही

विपरीत है यह कभी कर्त्तव्य नहीं है ॥ ४ ॥ हे सुकेशि ! तुम निर्ज्जनमें बुलाकर शास्त्रीय और वृद्धजनसम्मत युक्तिद्वारा उसको इस हठकारिताके कार्यसे निवारित करो ॥ ५ ॥ पतिके यह वचन सुनकर दमयन्तीकी माताने उसको निर्ज्जनमें बुलाकर कहा हे वत्से ! तुम्हारा यह भुवनमोहनरूप कहाँ? और धनहीन बन्दरमुख नारद मुनि कहां ? ॥ ६ ॥ तुम चतुर हो तो उस भिक्षुकके प्रति तुम्हारा इसप्रकार मोहभाव किसकारण हुआ ? हे वत्से ! देखो तुम राजकन्या हो तुम्हारा देह अत्यन्त कोमल लताकी समान है और वह सदा भस्म मलते रहते हैं इससे उन मुनिका देह अत्यन्त रूक्ष होगया है ॥ ७ ॥ हे विमले ! तुम उस बन्दरमुख मुनिसे किसप्रकार बातचीत करोगी ? तुम किसकारण कुत्सित पुरुषके प्रति अनुरागिणी होती है ? इससे तुमको क्या प्रीति प्राप्त होगी ? ॥ ८ ॥ उत्तम पुरुष राजपुत्रके संग तुम्हारा

तामेकान्तेसुकेशांतेनिवारयहठात्सुताम् ॥ युक्त्यामुनिरतांमुग्धांशास्त्रवृद्धानुसारया ॥ ५ ॥ इतिभर्तृवचःश्रुत्वाजननीतामथाऽब्रवीत् ॥ क्वतेरूपं मुनिःक्वाऽसौवानरास्योऽधनःपुनः ॥ ६ ॥ कथंमोहमवाप्ताऽसिभिक्षुकेचतुरापुनः ॥ लताकोमलदेहात्वंभस्मरूक्षतनुस्त्वयम् ॥ ७ ॥ वार्तावानरवक्त्रेणकथंयुक्तातवाऽनघे ॥ काप्रीतिःकुत्सितेपुंसिभविष्यतिशुचिस्मिते ॥ ८ ॥ वरस्तेराजपुत्रोऽस्तुमाकुरुत्वंवृथाशठम् ॥ पितातेदुःखमाप्नोतिश्रुत्वा धात्रीमुखाद्वचः ॥ ९ ॥ लग्नांबुबूलवृक्षेणकोमलांमालतीलताम् ॥ दृष्ट्वाकस्यमनःखेदंचतुरस्यनगच्छति ॥ १० ॥ दासेरकायतांबूलीदला निकोमलानिकः ॥ ददातिभक्षणार्थायमूर्खोऽपिधरणीतले ॥ ११ ॥ वीक्ष्यत्वांकरसंलग्नांनारदस्यसमीपतः ॥ विवाहेवर्तमानेतुकस्यचेतोनद ह्यति ॥ १२ ॥ कुमुखेनसमंवार्तानरुचिंजनयत्यतः ॥ आमरणात्तुकथंकालःक्षपितव्यस्त्वयामुना ॥ १३ ॥ नारदउवाच ॥ इतिमातुर्वचः श्रुत्वादमयंतीभृशातुरा ॥ मातरंप्राहतन्वंगीमयिसाकृतनिश्चया ॥ १४ ॥

विवाह होगा. तुम इसप्रकार हठकारिताका कार्य कभी मत करो तुम्हारे पिता धात्रीके मुखसे यह बात सुनकर अत्यन्त दुःखित हुए है ॥ ९ ॥ हे कोमलाङ्गि ! तुम मनमें विचार कर देखो कि, कण्टकी वृक्षमें कोमल मालती लता लगी हुई देखकर कौन बुद्धिमान् पुरुषके अन्तःकरणमें दुःख उदय न होगा ॥ १० ॥ इस पृथ्वीमें मूर्खपुरुषभी कण्टकलम्पट ऊंटको कोमल ताम्बूलीदल भक्षण करनेके लिये नहीं देगा ॥ ११ ॥ जब तुम्हारा विवाहकाल उपस्थित होगा तब तुम नारदके निकट जाओगी तब तुमको उनके कर लग्न देखकर किसका मन दुःखानलसे दग्ध न होगा ॥ १२ ॥ कुमुख पुरुषके संग बातचीत करनेमें किसीकी भी रुचि नहीं होती, तुम उनके संग मरणकाल पर्य्यन्त किस प्रकार समय व्यतीत करोगी ॥ १३ ॥ नारदजीने कहा माताके इस प्रकार वचन सुनकर मुझमें अत्यन्त कृतनिश्चय वह सुकुमारी दमयन्ती अत्यन्त

कातर हो मातासे कहने लगी ॥ १४ ॥ हे जननि ! जो पुरुष रसमार्गका पथिक और जो रसका जाननेवाला नहीं है उसके मुख और रूपसे क्या हो सक्ता है ! उस नैपुण्य विहीन मूर्ख पुरुषके धन और राज्यसे क्या होगा ॥ १५ ॥ वनमें विचरण करनेवाली हरिणियें नादरससे मोहित होकर गायकगणोंको प्राणतक भी दे देती है अतएव वहभी धन्य हैं किन्तु अरसज्ञ मूर्ख मनुष्योंको धिक्कार है ॥ १६ ॥ हे मातः ! नारदऋषि जो सप्तस्वरात्मिक संगीतविद्या जानते हैं स्वयं आशुतोषशिवके अतिरिक्त अन्य कोई तीसरा पुरुष उसको नहीं जानता ॥ १७ ॥ मूर्ख पुरुषके सहित सहवास करनेसे क्षणक्षणमें मरण आनकर उपस्थित होता है गुणहीन पुरुषके धनवान् अथवा परम रूपवान् होनेपरभी उसको सर्वदा त्याग करना श्रेष्ठ है इसमें सन्देह नहीं ॥ १८ ॥ वृथा मदगर्वसे भरे मूर्ख राजाओंकी मित्रतामें धिक्कार है गुणज्ञपुरुषके भिक्षुक होनेपर उसके संग मित्रता करना सब प्रकारसे श्रेष्ठ है, क्योंकि उसमें अन्य बात दूर रहे उसके संग बातचीत करनेमेंही परम सुख प्राप्त होता

किंमुखेनचरूपेणमूर्खस्यचधनेनकिम् ॥ किंराज्येनाऽविदग्धस्यरसमार्गाविदोस्यच ॥ १५ ॥ हरिण्योऽपिवनेधन्यायानादेनविमोहिताः ॥ मातःप्राणान्प्रयच्छंतिधिङ्मूर्खान्मानुषान्भुवि ॥ १६ ॥ नारदोवेत्तियांविद्यांमातःसप्तस्वरात्मिकाम् ॥ तृतीयःकोऽपिनोवेदशिवादन्यःपुमान्किल॥१७॥ मूर्खेणसहसंवासोमरणंतत्क्षणेक्षणे ॥ रूपवान्धनवांस्त्याज्योगुणहीनोनरःसदा ॥१८॥ धिङ्मैत्रींमूर्खभूपालेवृथागर्वसमन्विते॥ गुणज्ञेभिक्षुकेश्रेष्ठावचनात्सुखदायिनी॥१९॥ स्वरज्ञोग्रामवित्क्रममूर्छनाज्ञानभेदभाक् ॥ दुर्लभःपुरुषश्चाष्टरसज्ञोदुर्बलोऽपिवै ॥ २० ॥ यथा नयतिकैलासंगंगाचैवसरस्वती ॥ तथानयतिकैलासंस्वरज्ञानविशारदः ॥२१॥ स्वरमानंतुयोवेदसदेवोमानुपोपिसन्॥ सप्तभेदंनयोवेदसपशुः सुरराडपि ॥ २२ ॥ मूर्छनातानमार्गंतुश्रुत्वामोदंनयातियः ॥ सपशुःसर्वथाज्ञेयोहरिणाःपशवोनहि ॥ २३ ॥

है ॥१९॥ षड्ज, ऋषभ, गान्धार, मध्यम, पञ्चम, धैवत और निषाद इन सातों स्वरोंका जाननेवाला अर्थात् स्वरोंका आरोह ( चढाव ) अवरोह ( उतार ) रूप क्रमज्ञ और जिससे स्वरसमूह मूर्च्छित होकर रागत्वको प्राप्त होते हे वह ग्रामसम्भवमूर्च्छनावित् और अष्टविध रसज्ञ पुरुष दुर्बल होनेपरभी इस पृथ्वीतलमें वह अत्यन्त दुर्लभ है इसमें और सन्देह क्या है ? ॥ २० ॥ जिसप्रकार गंगा और सरस्वती अपने माहात्म्यसे कैलासधाम देती है उसी प्रकार स्वरज्ञानविशारद पुरुषभी कैलासलोकमें ले जाता है, इसमें कुछ सन्देह नहीं ॥२१॥ जो पुरुष स्वरमान जानता है वह मनुष्य होकरभी देवतारूप है जो पुरुष स्वरके षड्जादि सप्त भेद नहीं जानता वह सुरराज होकरभी पशुकी समान है ॥ २२ ॥ जो पुरुष मूर्च्छना और सप्तविधस्वरसे समुत्थित और मूर्च्छनादि मिश्रित तान सुनकर प्रमोदित

नहीं होता उसको पशु जानना चाहिये हरिणगणोंको पशु नहीं जानना चाहिये क्योंकि वह संगीत सुनकर मुग्ध होते हैं ॥ २३ ॥ विषधर सर्पगण कर्णरहित होकरभी चक्षुद्वारा मनोहर स्वरनाद सुनकर प्रसन्न होते हैं उनकी भी प्रशंसा कीजाती है किन्तु जो नादस्वर सुनकर प्रसन्न नहीं होते उन कर्णवान् मनुष्योंको धिक्कार है ॥ २४ ॥ सुस्वर संगीत सुनकर बालकगणभी प्रफुल्लित होते हैं, किन्तु जो वृद्धगण उस संगीतको नहीं जानते उनको शतवार धिक्कार है ॥ २५ ॥ पिता क्या नारदमहर्षिके अनेक गुणोंको नहीं जानते इस त्रिलोकमें उनकी समान सामगायक और कौन है ? ॥ २६ ॥ इसीलिये मैंने उनको पहलेही पतित्वमें वरण किया है इसके उपरान्त शापके कारण उन गुणाकर मुनिवरका वानरकी समान मुख हुआ है ॥ २७ ॥ संगीतविद्या विशारद किन्नरगणोंका मुख घोडेकी समान होनेपरभी वह किसको प्रिय नहीं हुए थे उनके उत्तम मुखका प्रयोजन क्या ? वह मनमोहन मधुर संगीतस्वरसे देवतागणोंकोभी मोहित करते हैं ॥ २८ ॥

वरंविषधरःसर्पःश्रुत्वानादंमनोहरम् ॥ अश्रोत्रोऽपिमुदंयातिधिक्सकर्णांश्चमानवान् ॥२४॥ बालोऽपिसुस्वरंगेयंश्रुत्वामुदितमानसः॥ जायते किंतुतेवृद्धानजानंतिधिगस्तुतान् ॥ २५ ॥ पितामेकिंनजानातिनारदस्यगुणान्बहून् ॥ द्वितीयःसामगोनास्तित्रिषुलोकेपुतत्समः ॥ २६ ॥ तस्मादसौमयानूनंवृतःपूर्वसमागमात् ॥ पश्चाच्छापवशाज्जातोवानरास्योगुणाकरः ॥ २७ ॥ किन्नरानप्रियाःकस्यभवंतितुरगानना: ॥ गान विद्यासमायुक्ताःकिंमुखेनवरेणह ॥ २८ ॥ पितरंब्रूहिमेमातर्वृतोऽयंमुनिसत्तमः ॥ तस्मात्त्वमाग्रहंत्यक्त्वादेहितस्मैचमांमुदा ॥ २९ ॥ नारद उवाच॥इतिपुत्र्यावचःश्रुत्वाराज्ञीराज्ञेन्यवेदयत् ॥ आग्रहंसुंदरीज्ञात्वासुतायानारदेमुने ॥३०॥ विवाहंकुरुराजेंद्रदमयंत्याःशुभेदिने ॥ मुनि नासचसर्वज्ञोवृतोसौमनसाऽनया॥३१॥नारदउवाच॥इतिसंचोदितोराज्ञ्यासंजयःपृथिवीपतिः॥चकारविधिवत्सर्वंविधिंवैवाहिकंततः ॥३२॥

हे जननि ! तुम अनुग्रह करके पितासे कहना कि, मैंने पहलेही उन मुनिसत्तम नारद महर्षिको पतित्वमे वरण किया है अतएव अन्य आग्रह न करके सन्तुष्ट चित्तसे मुझको उनके हाथमें समर्पण कीजिये ॥ २९ ॥ नारदजीने कहा अपनी कन्या दमयन्तीके यह वहन सुनकर वह अनिन्दिता संजयराजमहिषी मेरे प्रति अपनी कन्याका अत्यन्त अनुराग जानकर राजासे कहने लगी ॥ ३० ॥ हे नृपसत्तम ! शुभदिन और शुभलग्नमें मुनिवरके संग दमयन्तीका शुभ विवाहकार्य सम्पादन कीजिये कन्याने कहाहै कि, मैंने उन सर्व ज्ञानसम्पन्न मुनिवरको पहले पतित्वमे वरण किया है अब इससे अन्यथा नहीं होगा ॥३१॥ महिषीसे इसप्रकार सुनकर पृथ्वीपति संजयने कन्याका विवाहकार्य भलीभाँति विधिपूर्वक सम्पादन किया ॥ ३२ ॥

हे ऋषिवर ! मैं इसे विवाहकर वानरवदन धारणपूर्वक मनमें दग्ध होकर उसी स्थानमें वास करने लगा ॥ ३३ ॥ राजनन्दिनी मेरी सेवाके निमित्त जब निकट आती तब वानरमुख स्मरण करके मैं अत्यन्त दुःखित और सन्तप्त होता॥ ३४॥किन्तु मुझको देखकर दमयन्तीका वदनकमल प्रफुल्लित हो जाता मेरा मुख वानरकी समान होनेसे वह कभी शोक सन्तप्त और दुःखित नहीं होती ॥ ३५॥ इसप्रकार काल व्यतीत होने लगा एक दिन पर्वतमुनि अनेकानेक तीर्थोंमें पर्यटन कर मेरे निकट आनकर उपस्थित हुए ॥ ३६ ॥ मैंने प्रेमसे उनका बडा सत्कार किया वह मुझको उत्तम आसनपर बैठा हुआ देखकर अत्यन्त दुःखित हुए ॥ ३७॥मैं उसका मामा हूं मेरा स्त्रीग्रहण करना देख तथा मेरा बन्दरकी समान मुख होनेसे मुझे दीन अत्यन्त चिन्तातुर और कृश देखकर उनके हृदयमें करुणाका

एवंदारग्रहंकृत्वावानरास्यःपरंतप॥स्थितस्तत्रैवमनसादह्यमानेनचान्वहम् ॥३३॥यदागच्छद्राजसुतासेवार्थममसन्निधौ ॥ अभवंदुःखसंततस्तदाऽहंवानराननः ॥ ३४ ॥ दमयंतीतुमांवीक्ष्यप्रफुल्लवदनांबुजा ॥ शोकंवानरवक्त्रत्वान्नचकारकदाचन ॥३५॥ एवंगच्छतिकालेतुसहसापर्वतो मुनिः॥ कुर्वस्तीर्थान्यनेकानिद्रष्टुंमांसमुपागतः ॥३६॥ मयाऽतिमानितःप्रेम्णापूजितश्चयथाविधि ॥ आसीनआसनेदिव्येवीक्ष्यमांदुःखितोह्यभूत ॥३७॥ कृतदारंवानरास्यंदीनंचिंतातुरंभृशम् ॥ ३८ ॥ दयावान्मामुवाचेदंपर्वतोमातुलंकृशम्॥मयानारदकोपात्त्वंशप्तोऽसिमुनिसत्तम ॥ निष्कृतिंतस्यशापस्यकरोम्यद्यनिशामय ॥ ३९ ॥ भवत्वंचारुवदनोममपुण्येननारद ॥ दृष्ट्वाराजसुतांचित्तेकृपाजाताममाऽधुना ॥ ४० ॥ नारदउवाच ॥ मयाऽपिप्रवणंचित्तंकृत्वाश्रुत्वाऽस्यभाषितम् ॥ अनुग्रहःकृतःसद्यस्तस्यशापस्यतत्क्षणात् ॥ ४१ ॥ भागिनेयतवाप्यस्तुगमनंसुरसद्मनि ॥ शापस्याऽनुग्रहःकामंकृतोऽयंपर्वताऽधुना ॥ ४२ ॥

संचार हुआ तब उसने मुझसे कहा॥ ३८॥हे मुनिवर ! मैंने कुपित होकर जो तुमको शाप दिया है उस शापका प्रतिमोचन करता हूं सुनो ॥३९॥ हे महर्षे ! मेरे पुण्यसे आपका मुख पूर्वकी समान उत्तम हो राजकन्याको देखकर इस समय मेरे अन्तःकरणमें करुणाका संचार हुआ है ॥ ४०॥ उसका यह वचन सुनकर मेरा चित्तभी कोमल होगया मैंनेभी तत्काल उसका शापमोचन करनेके निमित्त इच्छुक होकर कहा॥ ४१॥नारद बोले हे भागिनेय ! तुम भी सुरपुरमें जाओ हे पर्वत ! मैंने

इस समय तेरे प्रति शापके विषयमें भलीभाँति अनुग्रह प्रकाश किया ॥४२॥ नारदजी बोले हे द्वैपायन ! उसके वाक्यानुसार देखते देखते मेरा वदन सुचारु और पहलेकी समान शोभायमान होगया. तब राजपुत्री दमयन्तीने अत्यन्त सन्तुष्ट हो अपनी माताके निकट जाकर कहा ॥४३॥ हे जननि ! महामुनि पर्वतके वचनानुसार तुम्हारे जामाताका शापमोचन होकर उनका मुख पहलेकी समान सुन्दर और शोभायमान हो गया इससेही उनके देहकी कान्ति वर्धित हुई है ॥४४॥ राजमहिषी दमयन्तीके वचन सुनकर परम आह्लादसे पुलकित हुई और तत्काल जाकर राजासे निवेदन किया. नरपति, सञ्जय तब अत्यन्त प्रीतिसहित मुनिवरको देखनेके निमित्त वहांगये॥४५॥तब महामति महीपतिने परम सन्तुष्टहो मुझको और भागिनेय पर्वतको विवाहके कौतुकमें अनेक धन और रत्नादि प्रदान किये॥४६॥

नारदउवाच ॥ जातोऽहंचारुवदनोवचनात्तस्यपश्यतः ॥ राजपुत्रीतुसंतुष्टामातरंप्राहसत्वरम् ॥ ४३ ॥ मातस्तेसुमुखोजातोजामाताचमहाद्युतिः॥ वचनात्पर्वतस्याऽद्यमुक्तशापोमुनेरभूत् ॥४४॥ तच्छ्रुत्वावचनंराज्ञ्याकथितंतत्तुराजनि॥ ययौद्रष्टुंमुनिंतत्रसंजयःप्रीतिमांस्तदा॥४५॥ धनंसमर्पितंराज्ञासंतुष्टेनतदामहत् ॥ मह्यंचभागिनेयायपारिबर्हंमहात्मना ॥ ४६ ॥ एतत्तेसर्वमाख्यातंवर्तनंयत्पुरातनम् ॥ मायायाबलमाहात्म्यंह्यनुभूतंयथामया॥४७॥ संसारेऽस्मिन्महाभागमायागुणकृतेनृते॥ तनुभृत्तुसुखीनास्तिनभूतोनभविष्यति ॥४८॥ कामक्रोधौतथालोभोमत्सरोममतातथा ॥ अहंकारोमदःकेनजिताःसर्वेमहाबलाः ॥ ४९ ॥ सत्त्वंरजस्तमश्चैवगुणास्त्रयइमेकिल ॥ कारणंप्राणिनांदेहसंभवेसर्वथा मुने ॥ ५० ॥ कस्मिंश्चित्समयेव्यासवनेऽहंविष्णुनासह ॥ गच्छन्हास्यविनोदेनस्त्रीभावंगमितःक्षणात् ॥ ५१ ॥

हे द्वैपायन ! मैंने पहले मायाका बल माहात्म्य जिसप्रकार अनुभव किया था इस समय तुमसे वह पुरातन समस्त वृत्तान्त वर्णन किया ॥४७॥ हे महाभाग ! इन्द्रजालकी समान मायाके मिथ्या गुणोंके कारण देहधारी मात्रही इस संसारमें पहले कोई कभी सुखी नहीं हुआ वर्त्तमानमें भी कोई सुखी नहीं और भविष्यत्‌मेंभी कोई कभी सुखी नहीं हो सक्ता ॥ ४८ ॥ काम, क्रोध, लोभ, मात्सर्य, ममता, अहंकार और मद, यह सभी प्रत्येकको महाबलवान् हैं इनको जीतनेमें कोई समर्थ नहीं होता ॥ ४९ ॥ हे मुनिवर ! सत्त्व, रज और तम यह तीन गुणही प्राणीगणोंके देहकी उत्पत्तिके विषयमें भलीभाँति कारण होते हैं ॥५०॥ हे द्वैपायन ! मैं किसी

समय भगवान् विष्णुके हास्यपरिहासादि विनोद सेवनमें जा रहा था, दैवात् क्षणमेंही मैं स्त्री होगया ॥५१॥ तदनन्तर मायाके बलसे मोहित होकर राजपत्नी हुआ और उन नृपतिके गृहमें अवस्थित होकर अनेक पुत्र उत्पन्न किये थे ॥ ५२ ॥ व्यासजीने कहा हे देवर्षे ! आपके वचन सुनकर मुझको महान् संशय उत्पन्न हुआ है हे मुनिवर ! आप अत्यन्त ज्ञानवान् होकरभी किस प्रकार नारीभावको प्राप्त हुए थे ?॥५३॥और किस प्रकार फिर पुरुषत्वलाभ किया था ? किस राजाके गृहमें स्थिति कर किस प्रकार पुत्र उत्पन्न किये थे यह सब विषय विस्तारपूर्वक वर्णन करके मेरा कौतूहलचरितार्थ कीजिये॥५४॥जिसके द्वारा यह स्थावर जङ्गमात्मक सम्पूर्ण जगत् मोहित हो रहा है आप उसी मायाका अति अद्भुत चरित्र कीर्त्तन कीजिये ॥५५॥ हे मुनिवर ! समस्त ग्रन्थार्थतत्व संयुक्त सब प्रकारके संशयका नाश करने

राजपत्नीत्वमापन्नोमायाबलविमोहितः ॥ पुत्राःप्रसूताबहवोगेहेतस्यनृपस्यह ॥ ५२ ॥ व्यासउवाच ॥ संशयोऽयंमहान्साधोश्रुत्वातेवचनं किल॥कथंनारीत्वमापन्नस्त्वंमुनेज्ञानवान्भृशम्॥५३॥कथंचपुरुषोजातोब्रूहिसर्वमशेषतः॥कथंपुत्रास्त्वयाजाताःकस्यराज्ञोगृहेञ्जसा ॥ ५४ ॥ एतदाख्याहिचरितंमायायामहदद्भुतम्॥मोहितंचययासर्वमिदंस्थावरजंगमम् ॥५५॥नतृप्तिमधिगच्छामिशृण्वंस्तवकथामृतम्॥सर्वग्रंथार्थतत्त्वं चसर्वसंशयनाशनम्॥५६॥इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेषष्ठस्कन्धेसप्तविंशोऽध्यायः ॥२७॥ नारदउवाच ॥ निशामयमुनिश्रेष्ठगदतोममस त्कथाम्॥मायाबलंसुदुर्ज्ञेयंमुनिभिर्योगवित्तमैः ॥१॥ माययामोहितंसर्वंजगत्स्थावरजंगमम् ॥ ब्रह्मादिस्तंबपर्यंतमजयादुर्विभाव्यया ॥ २ ॥ कदाचित्सत्यलोकाद्धैश्वेतद्वीपेमनोहरे ॥ गतोऽहंदर्शनाकांक्षीहरेरद्भुतकर्मणः ॥ ३ ॥ वादयन्महतींवीणांस्वरतानविभूषिताम् ॥ गायत्रंगायमा नस्तुसामसप्तस्वरान्वितम् ॥ ४ ॥ दृष्टोमयादेवदेवश्चक्रपाणिर्गदाधरः ॥ कौस्तुभोद्भासितोरस्कोमेघश्यामश्चतुर्भुजः ॥ ५ ॥

बाला आपका वचनामृत श्रवणाञ्जलिपुटसे पान करके मेरी तृप्ति नहीं होतीहै॥५६॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तविंशोऽध्यायः॥ २७॥ नारदजीने कहा हे तपोधन ! मैं वह सम्पूर्ण सत्कथा कहता हूं सावधान होकर सुनो, हे मुनिवर ! योगके जाननेवालोंमें जो श्रेष्ठतम है यह मायाबल उनकोभी दुर्ज्ञेय जानना चाहिये॥१॥ स्थावर जङ्गमात्मक ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्त यह सम्पूर्ण जगत् उसी अजय और अचिन्तनीय मायासे मोहित होताहै अतएव उस मायाके हाथसे कोई छूटने नहीं पाता॥२॥मैं एक दिन अद्भुतकर्मा हरिके दर्शनकी इच्छा करके स्वरतान मनोरम वीणा बजाता हुआ और सप्तस्वरयुक्त सामगायन गान करते करते सत्यलोकसे मनोरम श्वेतद्वीपमें गया था ॥ ३॥४॥मैने वहां जाकर देवदेव चतुर्भुज चक्रपाणि गदाधरका दर्शन किया उनकी नवीन मेघकी समान श्याम मूर्ति हृदयमे

स्थिर कौस्तुभप्रभासे प्रकाशित होरही है॥ ५॥ वह पीताम्बर पहर रहेहैं मस्तकमें परमप्रभासे उज्ज्वल मुकुट शोभा पा रहा है, वह भगवान् नारायण विलास शालिनी
पयोधिनन्दिनी अर्थात् लक्ष्मीके सहित परम प्रसन्नतापूर्वक क्रीडा करते हैं ॥ ६ ॥ सम्पूर्ण स्त्रियोंमें श्रेष्ठतम प्रियदर्शन कनकप्रभा सवसुलक्षणयुक्त सर्वभूषणोंसे विभूषित
रूपयौवनगर्वित वासुदेवप्रिया कमलादेवी मुझको देखतेही जनार्दनके समीपसे अन्तर्धान होगई ॥ ७॥ ८॥ सिन्धुजा देवीके स्तनादि वस्त्रोंमें सभी दीखते थे अतएव
उन्होने शीघ्रही अन्तर्गृहमें गमन किया,यह देखकर मैंने वनमालाधारी जगत्प्रभु देवदेव जनार्दनसे पूँछा ॥ ९॥ हे मुरघातन ! हे भगवन् ! हे पद्मनाभ ! लोकमाता
कमलादेवी मुझको आता हुआ देखकर आपके समीपसे किसलिये उठगईं ? ॥ १० ॥ हे जगद्गुरो ! मैं विट ( जार ) और धूर्त्त नहीं हूं मैं इन्द्रिय और क्रोध
जीतकर तपस्वी हुआ हूं मैंने मायाको भी जीत लिया है, अतएव हे देव ! कमलादेवीके चलेजानेका क्या कारण है. आप कृपा करके वह मुझसे कहिये ॥ ११ ॥

पीतांबरपरीधानोमुकुटांगदराजितः ॥ लक्ष्म्यासहविलासिन्याक्रीडमानोमुदायुतः ॥ ६ ॥ वीक्ष्यमांकमलादेवीगतांतर्धानमंतिकात् ॥ सर्व
लक्षणसंपन्नासर्वभूषणभूपिता ॥ ७ ॥ नारीणांप्रवराकांतारूपयौवनगर्विता ॥ सुप्रियावासुदेवस्यवरचामीकरप्रभा ॥ ८ ॥ अंतर्गृहंगतांदृष्ट्वासिं
धुजांव्यंजनान्विताम् ॥ मयापृष्टोदेवदेवोवनमालीजगत्प्रभुः ॥ ९ ॥ भगवन्देवदेवेशपद्मनाभसुरारिहन् ॥ कथंचमागतादृष्ट्वामामागच्छंतमंति
कात् ॥ १० ॥ नाऽहंविटोनवाधूर्तोतापसोऽहंजगद्गुरो ॥ जितेंद्रियोजितक्रोधोजितमायोजनार्दन ॥ ११ ॥ नारदउवाच ॥ निशम्यवचनंकिं
चिद्गर्वयुक्तंजनार्दनः ॥ उवाचमांस्मितंकृत्वावीणावन्मधुरांगिरम् ॥ १२ ॥ विष्णुरुवाच ॥ नारदैवंविधानीतिर्नस्थातव्यंकदाचन ॥ पतिंवि
नाऽन्यसान्निध्येकस्यचिद्योषयाकचित् ॥१३॥ मायासुदुर्जयाविद्वन्योगिभिर्जितमारुतैः ॥ सांख्यविद्भिर्निराहारैस्तापसैश्चजितेंद्रियैः ॥१४॥
देवैश्चमुनिशार्दूलयत्त्वंयोक्तंवचोऽधुना ॥ जितमायोऽस्मिगीतज्ञनैवंवाच्यंकदाचन ॥ १५ ॥ नाऽहंशिवोनवाब्रह्माजेतुंतांप्रभवोऽप्यजाम् ॥
मुनयःसनकाद्याश्चकस्त्वंकेऽन्येक्षमाजये ॥ १६ ॥

नारदजीने कहा हे द्वैपायन ! जनार्दन मेरे यह गर्वयुक्त वचन सुनकर कुछेक हास्यसहित वीणाध्वनिकी समान मधुरस्वरसे कहने लगे ॥ १२ ॥ भगवान् बोले हे
नारद ! इस विषयकी विधि इसीप्रकार है कि, किसी पुरुषकी स्त्री क्यों न हो पतिकी अतिरिक्त अन्य किसीके भी सामने वैठना उचित नहीं है ॥ १३ ॥ हे नारद !
मायाको जीतना अत्यन्त कठिन कार्य है, जिन्होने प्राणायामसे प्राण, पवन, आहार और इन्द्रियजय की है वह सांख्ययोगिलोग॥ १४॥और देवता भी मायाको
जीतनेमें समर्थ नहीं होते, तुम कहते हो कि, मैंने मायाको जीतलिया है यह तुम्हारे योग्य वचन नहीं है क्योकि गीतज्ञानसे अनुमान होता है कि तुम अवश्यही सङ्गीत
शब्दसे मोहित होते हो॥ १५॥मैं, शिव, ब्रह्मा और मुनिलोग कोईभी उस अजय मायाको जीतनेमें समर्थ नहीं होते, तुम अथवा अन्य कोईभी पुरुष उसको पराजय

कैं यह कभी सम्भवभी नहीं हो सक्ता ॥ १६ ॥ देवदेह, नरदेह अथवा तिर्यग्देह ही हो जोजीव शरीर धारण करता है उनमेसे कोई इस अजयमायाको जीतनेमें समर्थ नहीं होता ॥ १७ ॥ वेदके जाननेवाले, योगके जाननेवाले, सर्वज्ञ अथवा जितेन्द्रिय हों तीनो गुणयुक्त कोई भी पुरुष मायाको जीतनेमें समर्थ नहीं होते ॥ १८ ॥ कोई कोई कहते हैं कि, यह सम्पूर्ण जगत् स्वयं निराकार होनेपर भी साकारकारी कालके अधीन हैं किन्तु हे नारद ! वह कालभी माया का एक रूप है, क्या उत्तम विद्वान् क्या मध्यम और अधम मूर्ख सम्पूर्ण जीवही उस कालके वशीभूत हुए हैं ॥ १९ ॥ स्वभावसे अथवा कर्मसेही हो काल धर्मज्ञ पुरुषको भी कभी विकल कर डालता है. अतएव उसका कार्य अत्यन्त दुर्ज्ञेय जानना चाहिये ॥ २० ॥ नारदजी बोले हे द्वैपायन ! यह कह विष्णुके मौन होनेपर मैं अत्यन्त आश्चर्ययुक्त हो उन सनातन वासुदेव देवदेव जगन्नाथसे पूँछने लगा ॥ २१ ॥ हे रमापते ! मायाका रूप किसप्रकार है ? माया कैसी है उसके

त्रियुतस्तांकथंमायांजेतुंशक्तःपुमान्भवेत्॥ वेदविद्योगविद्वाऽ देवदेहंनृदेहंवातिर्यग्देहमथाऽपिवा॥बिभृयाद्यःशरीरंचसकथंतांजयेदजाम् ॥१७॥ पिसर्वज्ञोविजितेंद्रियः ॥१८॥कालोऽपितस्यारूपंहिरूपहीनःस्वरूपकृत् ॥ तद्वशेवर्ततेदेहीविद्वान्मूर्खोऽथमध्यमः॥१९॥ कालःकरोतिधर्मज्ञं कदाचिद्विकलंपुनः॥स्वभावात्कर्मतोवाऽपिदुर्ज्ञेयंतस्यचेष्टितम्॥२०॥ नारदउवाच॥इत्युक्त्वाविरतोविष्णुरहंविस्मयमानसः ॥ तमब्रुवंजगन्नाथं वासुदेवंसनातनम् ॥ २१ ॥ रमापतेकथंरूपामायासाकीदृशीपुनः ॥ कियद्बलाकसंस्थानाकस्याधारावदस्वमे ॥ २२ ॥ द्रष्टुकामोऽस्मितां मायांदर्शयाऽऽशुमहीधर ॥ ज्ञातुमिच्छामितांसम्यक्प्रसादंकुरुमापते ॥२३॥ विष्णुरुवाच ॥ त्रिगुणाऽसाखिलाधारासर्वज्ञासर्वसंमता ॥ अजे यानेकरूपाचसर्वंव्याप्यस्थिताजगत् ॥ २४ ॥ दिदृक्षायदितेचित्तेनारदारोहणंकुरु ॥ गरुडेमत्समेतोऽद्यगच्छावोऽन्यत्रसांप्रतम् ॥ २५ ॥ दर्शयिष्यामितेमायांदुर्जयामजितात्मभिः ॥ दृष्ट्वातांब्रह्मपुत्रत्वंमाविपादेमनःकृथाः ॥ २६ ॥ इत्युक्त्वादेवदेवोमांसस्मारविनतासुतम् ॥ स्मृत मात्रस्तुगरुडस्तदागाद्धरिसन्निधौ ॥ २७ ॥

बलका परिमाण कितना है? उसका स्थान कहां है ? वह किसका आधार है? सो आप मुझसे कहिये॥ २२ ॥ हे जगतीपालक ! मैं मायाको देखनेकेलिये अत्यंत अभिलाषी हूं आप शीघ्र वह मुझको दिखाइये हे रमापते ! मेरी मायाको जाननेकी अत्यन्त इच्छा हुई है आप प्रसन्न होकर मायाके वैभवका वर्णन कीजिये ॥ २३ ॥ विष्णुने कहा त्रिगुणात्मिका सम्पूर्णके आधारस्वरूप सर्वज्ञा सर्वसम्मता अजेया अनेकरूपा माया सम्पूर्ण जगत्में व्याप्त होकर स्थित रहती है ॥ २४ ॥ हे नारद! यदि तुम देखनेकी इच्छा करते हो तो शीघ्र मेरे संग गरुडपर चढो हम दोनो यहांसे दूसरे स्थानको गमन करेंगे ॥ २५ ॥ और अजितात्मा मनुष्यगणोंको कठिनतासे जानने योग्य उस मायाको दिखाऊंगा. हे ब्रह्मपुत्र ! तुम मायाको देखकर व्याकुल मत होना ॥ २६ ॥ जनार्दनने मुझसे यह कह विनतानन्दन गरुडको स्मरण

किया स्मरण करतेही वह हरिके समीप उपस्थित हुआ ॥ २७ ॥ जनार्दन गरुडको आया देखकर उसके ऊपर चढ मुझको ले जानेके निमित्त आदरपूर्वक उसीकी पीठपर चढाया ॥ २८ ॥ भगवानने जिस वनमें जानेकी इच्छा की थी गरुड उनसे प्रेरित होकर वैकुण्ठसे वायुवेगकी समान वहांको चला ॥ २९ ॥ हम गरुडपर चढकर मनोहर वन, दिव्य सरोवर, सरित,पुर, ग्राम, खेट ( किसानोंके गांव ) खर्वट ( पर्वत समीपस्थ गांव ) गोव्रज गोठ॥ ३०॥ मुनियोंके मनोहर आश्रम शोभायमान दीर्घिका ( बावडी ) पल्वल छोटे सरोवर, और विशालपंकजभूषित ह्रद ॥ ३१ ॥ मृगयूथ, वराहवृन्द यह सम्पूर्ण देखते देखते कान्यकुब्ज देशके समीप जायकर उपस्थित हुए ॥ ३२ ॥ उस स्थानमें एक मनोहर दिव्य सरोवर देखा उसमें परम मनोहर सम्पूर्ण कमल खिले हुए, हंस और कारंडवोसे

आगतंगरुडंवीक्ष्यआरुरोहजनार्दनः ॥ समारोप्यचमांपृष्ठेगमनायकृतादरः ॥ २८ ॥ चलितोविनतापुत्रोवैकुण्ठाद्वायुवेगवान् ॥ प्रेरितोयत्र कृष्णेनगंतुकामेनकाननम् ॥ २९ ॥ महावनानिदिव्यानिसरांसिसरितस्तथा ॥ पुरग्रामाकरादींश्चखेटखर्वटगोव्रजान् ॥ ३० ॥ मुनीनामा श्रमान्रम्यान्वापीश्चसुमनोहराः ॥ पल्वलानिविशालानिह्रदान्पंकजभूषितान् ॥ ३१ ॥ मृगाणांचवराहाणांवृंदान्यप्यवलोक्यच ॥ गतावावां कान्यकुब्जसमीपंगरुडासनौ ॥ ३२ ॥ तत्ररम्यंसरोदिव्यंदृष्टंपंकजमंडितम् ॥ हंसकारंडवाकीर्णचक्रवाकोपशोभितम् ॥ ३३ ॥ नानावर्णैः प्रफुल्लैश्चपंकजैरुपरंजितम् ॥ शुचिमिष्टजलंभृंगयूथनादविराजितम् ॥ ३४ ॥ मामाहभगवान्वीक्ष्यतडागंपरमाद्भुतम् ॥ स्पर्धकंचोदधेःक्षीरं मिष्टंवारिविशेषतः ॥ ३५ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ पश्यनारदगंभीरंसरःसारसनादितम् ॥ सर्वत्रपंकजैश्छन्नंस्वच्छनीरप्रपूरितम् ॥ ३६ ॥ अत्रस्नात्वागमिष्यावःकान्यकुब्जंपुरोत्तमम् ॥ इत्युक्त्वागरुडादाशुमामुत्तार्यव्यतारयत् ॥ ३७ ॥

युक्त चकवोसे शोभित ॥ ३३ ॥ जहाँ खिलेकमल शोभा और सुगन्ध विस्तार करते है और सम्पूर्ण भौंरे कलगुंजनसे श्रवण और अन्तःकरण हरण करते है, अनेकप्रकारके फलपुष्प शोभा पाते हैं, उसका जल दूधकी समान मीठा॥ ३४॥और वह सरोवर मानो समुद्रकी भी स्पर्द्धा करता है, अत्यन्त अद्भुत उस तडागको देखकर भगवानने मुझसे कहा ॥ ३५ ॥ भगवान् बोले हे नारद ! देखो देखो विमलजलपूरित सर्वत्र कमलोंसे ढका हुआ गंभीर सरोवर किस प्रकार शोभा पाता है इसमें कलकण्ठ सारसगण मधुर शब्द करते फिरते है ॥ ३६ ॥ इसमें स्नान करके हम कान्यकुब्ज नामक पुरमें जायँगे यह कहकर शीघ्र मुझको गरुडसे उतार स्वयं उतरे ॥ ३७ ॥

अनन्तर भगवानने हँसकर मेरी तर्ज्जनी अंगुली पकडी और उस सरोवरकी वारंवार प्रशंसा करके मुझको उसके तटपर लेगये ॥ ३८ ॥ शीतल छायायुक्त मनोहर तटपर बैठकर कुछ काल विश्राम करनेके उपरान्त भगवान्‌ने मुझसे कहा हे मुनिवर ! इसके विमलजलमे तुम पहले स्नान करो ॥ ३९ ॥ तदनन्तर मै इस परमपवित्र तडागमे स्नान करूंगा. हे नारद ! देखो देखो ! यह जल साधुओंके चित्तकी समान किस प्रकार निर्म्मल है ? ॥ ४० ॥ इसने कमलोंके परागसे सुवासित होकर किसप्रकार सुगन्ध धारण की है ? जब भगवान् वासुदेवने मुझसे यह वचन कहा तब मै वीणा और मृगाजिन त्यागकर ॥ ४१ ॥ प्रसन्न हो स्नानकी इच्छासे सरोवरके किनारे गया. हाथ, पाँव, धोकर शिखाबन्धन और कुशग्रहणकर ॥ ४२ ॥ आचमनपूर्वक शुचिहो उस जलमें अवगाहन किया. मै स्नान कररहा था, हरि मुझको देख रहे थे ॥ ४३ ॥ इसी समय जलमें निमग्नहो निकलकर देखा कि, मै पुरुषरूप त्यागकर मनोहरस्त्रीरूप होगया हूं. तब हरि मेरा मृगचर्म और

विहस्यभगवांस्तत्रजग्राहममतर्जनीम् ॥ स्तुवन्सरोवरंभूयस्तीरेमामनयत्प्रभुः ॥३८॥ विश्रम्यतटभागेतुस्निग्धच्छायेमनोहरे ॥ मामुवाचमुने स्नानंकुरुत्वंविमलेजले॥३९॥पश्चादहंकरिष्यामितडागेऽस्मिन्सुपावने ॥ साधूनामिवचेतांसिजलानिनिर्मलानिच ॥४०॥ सुरभीणिपरागैस्तु पंकजानांविशेषतः॥ इत्युक्तोऽहंभगवतामुक्त्वावीणांमृगाजिनम्॥४१॥स्नानायकृतधीस्तीरेगतःप्रेमसमन्वितः॥पादौप्रक्षाल्यहस्तौचशिखांबद्ध्वा कुशग्रहम्॥४२॥ कृत्वाचम्यशुचिस्तोयेस्नातवानस्मितज्जले॥यदातस्मिञ्जलेरम्येस्नातोऽहंपश्यतोहरेः॥४३॥विहायपौरुषंरूपंप्राप्तःस्त्रीत्वमनुत्तमम्॥ हरिर्गृहीत्वावीणांमेतथाकृष्णाजिनंशुभम्॥४४॥आरुह्यगरुडंतूर्णंजगामस्वगृहंक्षणात्॥ततोऽहंस्त्रीत्वमापन्नश्चारुभूषणभूषितः॥४५॥तत्क्षणान्मनसाजातापूर्वदेहस्यविस्मृतिः॥विस्मृतोसौजगन्नाथोमहतीविस्मृतापुनः ॥४६॥ संप्राप्यमोहिनीरूपंतडागान्निर्गतोबहिः ॥ अपश्यंनलिनीजुष्टंसरस्तद्विमलोदकम्॥४७॥किमेतदितिमनसाऽकरवंविस्मयंमुहुः॥एवंचिंतयमानस्यनारीरूपधरस्यमे॥४८॥ सहसादृक्पथंप्राप्तस्तत्रताल ध्वजोनृपः॥गजाश्वरथवृन्दैश्चसंवृतोरथसंस्थितः ॥४९॥ युवाभूषणसंवीतोदेहवानिवमन्मथः॥वीक्ष्यमांभूपतिस्तत्रदिव्यभूषणभूषिताम्॥५०॥

वीणा ग्रहण कर ॥ ४४ ॥ गरुडपर चढ आकाशमार्गसे तत्काल अपने गृहको चले गये. मै शोभायमान भूषणोंसे भूषित नारी देहको प्राप्त हो ॥ ४५ ॥ तत्काल पहले देहको भूलगया वीणा और भगवान्‌को भी भूलगया ॥ ४६ ॥ अनन्तर वह मनमोहन रमणीरूप धारण करके तडागसे निकल कमलोंसे युक्त निर्मल जलपूरित दिव्यसरोवरको देखने लगा ॥ ४७ ॥ उसको देखकर यह क्या है ? मनही मनमें इस प्रकार आश्चर्य उत्पन्न होने लगा मै स्त्रीरूप धारण कर मनहीमनमें इसीप्रकार चिन्ता कर रहा था ॥ ४८ ॥ इसी समयमे अनेक हाथी और घोडोसे युक्त तालध्वज नामक एक राजा रथपर चढ सहसा आनकर उसी स्थानमें उपस्थित हुआ ॥ ४९ ॥ वह राजा मूर्तिमान् कामदेवके समान थे. उनके सम्पूर्ण अङ्ग अनेक प्रकारके आभरणोंसे विभूषित थे. युवा राजाने उसी स्थानमें आनकर मुझको

देखा. दिव्य आभरणोंसे भूषित मेरा देह ॥ ५० ॥ और पूर्णचंद्रमाके समान मुख देखकर राजा अत्यन्त आश्चर्ययुक्त हो पूँछने लगे हे कल्याणि ! तुम कौन हो किसकी कन्या हो॥५१॥तुम मनुष्य कन्या,नागकन्या, गन्धर्वनन्दिनी अथवा किसी देवताकी कन्या हो. तुमको रूपयौवनसम्पन्नवाली देखता हूं. तुम इस स्थानमे अकेली क्यों बैठी हो? ॥५२॥हे सुलोचने ! किसी सौभाग्यवान् पुरुषने क्या तुम्हारा पाणिग्रहण किया है अथवा इस समय भी तुम्हारा विवाह नहीं हुआ है यह तुम मुझसे सत्य कहो,हे सुकेशि!इस सरोवरमें तुम क्या देखती हो॥५३॥ हे मन्मथमोहिनि!तुम्हारे मनमें क्या इच्छा है सो कहो. हे हंस नयने ! तुम्हारे कोकिलकी समान कण्ठस्वरसे मेरा मन मोहित हुआ है.हे कृशोदरि!तुम मुझको पतिरूपमे वरणकरके मेरे संग अनेक प्रकारके अभिलषित मनोरम भोग्य वस्तु भोग करो ५४॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायामष्टाविंशोऽध्यायः॥२८॥ नारदजीने कहा हे द्वैपायन ! राजा तालध्वजने जब मुझसे इस प्रकार कहा तब

राकाचंद्रमुखींयोषांविस्मयंपरमंगतः ॥ पप्रच्छकाऽसिकल्याणिकस्यपुत्रीसुरस्यवा ॥ ५१ ॥ मानुषस्यचवाकांतेगंधर्वस्योरगस्यच ॥ एकाकिनीकथंबालारूपयौवनभूषिता ॥५२॥ विवाहिताऽथकन्यावासत्यंवदसुलोचने ॥ किंपश्यसिसुकेशांतेतडागेऽस्मिन्सुमध्यमे ॥ ५३ ॥ चिकीर्षितंपिकालापेब्रूहिमन्मथमोहिनी ॥ भुंक्ष्वभोगान्मरालाक्षिमयासहकृशोदरि ॥ वांछितान्मनसानूनंकृत्वामांपतिमुत्तमम् ॥ ५४ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेषष्ठस्कंधेऽष्टाविंशोऽध्यायः ॥ २८ ॥ नारदउवाच ॥ इत्युक्तोऽहंतदातेनराज्ञातालध्वजेनच ॥ विमृश्यमनसात्यर्थंतमुवाचविशांपते ॥ १ ॥ राजन्नाहंविजानामिपुत्रीकस्येतिनिश्चयम् ॥ पितरौक्वचमेकेनस्थापिताचसरोवरे॥ २ ॥ किंकरोमिक्वगच्छामिकथंमेसुकृतंभवेत् ॥ निराधाराऽस्मिराजेंद्रचिंतयामिचिकीर्षितम् ॥३॥ दैवमेवपरंराजन्नास्त्यत्रपौरुषंमम ॥ धर्मज्ञोसिमहीपालयथेच्छसितथाकुरु ॥ ४ ॥ तवाधीनास्म्यहंभूपनमेकोप्यस्तिपालकः ॥ नपितानचमाताचनस्थानंनचबांधवाः ॥ ५ ॥

फिर मैंने मनमे अनेक विचारकर कहा ॥१॥हे राजन् मै किसकी कन्या हूं यह मैं नहीं जानती और मेरे पिता माता कहां है यहभी मै निश्चय नहीं कहसक्ती, एक पुरुष मुझको यह सरोवर दिखाकर कहीं चला गया है ॥२॥हे राजेन्द्र ! मै अनाथ और निराश्रय हुई हूं इस समय क्या करू कहां जाऊं कौन कार्य करनेसे मेरा कल्याण होगा इस विषयमें निरन्तर चिन्ता करती हूं ॥३॥हे राजन् ! दैवही बलवान् है इस विषयमें मेरी कुछ प्रभुता नहीं. आप धर्मज्ञ और राजा है इस समय आपका जो अभिप्राय हो आप वही कीजिये ॥ ४ ॥ हे नृपवर ! मेरा पालनकरनेके निमित्त बन्धु, माता, पिता, बान्धव कोई नहीं ह और दूसरा कोई आश्रयस्थानभी नहीं है. अतएव मैं इस समय आपके अधीन हूं ॥ ५ ॥

मेरे इस प्रकार वचन कहनेपर फिर मेरा मुखकमल बडेनेत्र देखकर राजाका मन कामबाणसे व्याकुल होगया तब उन्होंने अनुचरोंसे कहा॥ ६ ॥तुम इसके चढनेको रेशमके वस्त्रोंके बिछौनेसे युक्त चतुरपुरुषोंसे वाहित नरयान (पालकी) लाओ ॥ ७॥ जो मोतियोंके जालसे सुशोभित सुवर्णसे जडित चौकोन और विस्तृत हो॥ ८॥ राजाके वचन सुनतेही सेवकलोग शीघ्र जाय मेरे निमित्त वस्त्रयुक्त अत्यन्त मनोहर नरयान ले आये ॥ ९॥ मैं राजाके प्रियसाधनकी इच्छासे उसपर चढा; राजाने भी प्रसन्नहो मुझको गृहमे लेजाकर ॥ १० ॥ विवाहकी विधिकेअनुसार शुभदिन और शुभलग्नमे अग्निके समीप मेरा पाणिग्रहण किया ॥ ११ ॥ मै उनको प्राणोसे भी अधिक प्रिय हुआ. राजाने आदरपूर्वक मेरा सौभाग्यसुन्दरी नाम रख दिया ॥ १२ ॥ वह राजा कामशास्त्रोक्त अनेक प्रकारके भोगविलास सहित मेरे

इत्युक्तोऽसौमयाराजाबभूवमदनातुरः ॥ मांनिरीक्ष्यविशालाक्षींसेवकानित्युवाचह ॥ ६ ॥ नरयानमानयध्वंचतुर्वाह्यंमनोहरम् ॥ आरोहणार्थमस्यास्तुकौशेयांबरवेष्टितम् ॥ ७ ॥ मृद्वास्तरणसंयुक्तंमुक्ताजालविभूषितम् ॥ चतुरस्रंविशालंचसुवर्णैरचितंशुभम् ॥ ८ ॥ तस्यतद्वचनंश्रुत्वाभृत्याःसत्वरगामिनः ॥ आनिन्युःशिबिकांदिव्यांमदर्थेवस्त्रवेष्टिताम् ॥ ९ ॥ आरूढाऽहंतदातस्यांतस्यप्रियचिकीर्षया ॥ मुदितोऽसौगृहेनीत्वामांतदापृथिवीपतिः ॥ १० ॥ विवाहविधिनाराजाशुभेलग्नेशुभेदिने ॥ उपयेमेचमांतत्रहुतभुक्सन्निधौततः ॥ ११॥ तस्याऽहंवल्लभाजाताप्राणेभ्योऽपिगरीयसी ॥ सौभाग्यसुन्दरीत्येवंनामतत्रकृतंमम ॥ १२ ॥ रममाणोमयासार्धंसुखमापमहीपतिः ॥ नानाभोगविलासैश्चकामशास्त्रोदितैस्तथा ॥ १३॥ राजकार्याणिसंत्यज्यक्रीडासक्तोदिवानिशम् ॥ नाऽसौविवेदगच्छंतंकालंकामकलारतः ॥ १४॥उद्यानेषुचरम्येषुवापीषुचगृहेषुच ॥ हर्म्येषु वरशैलेषुदीर्घिकासुवरासुच॥ १५॥वारुणीमदमत्तोऽसौविहरन्काननेशुभे ॥ विसृज्यसर्वकार्याणिमदधीनोबभूवह ॥ १६॥ व्यासाऽहंतेनसंसक्ताक्रीडारसवशीकृता ॥ स्मृतवान्पूर्वदेहंनपुंभावंमुनिजन्मच ॥ १७ ॥ ममैवाऽयंपतिर्योषाऽहंपत्नीषु प्रियासती ॥ पट्टराज्ञीविलासज्ञासफलंजीवितंमम ॥ १८ ॥

संग अनेक प्रकार विहार और क्रीडा कर प्रमोद और अनेक प्रकार सुख अनुभव करने लगे ॥ १३ ॥ तब वह राजकार्य त्यागकर दिनरात मेरे संग कामक्रीडामें आसक्त रहे वह महीपाल कामकलामे इस प्रकार निरत हुए थे कि, बहुत काल व्यतीत होनेपर भी वह उसको नहीं जान सके ॥ १४ ॥ वह वारुणी मदिरा पान करके राजकार्य त्याग मनोहर उद्यान सुरम्य दीर्घिका मनोहर हर्म्य ( महल ) शोभायमान गृह रमणीय शैल श्रेष्ठ वन उन सब स्थलोंमे विहार करते करते भली भाँति मेरे अधीन होगये ॥ १५ ॥ १६ ॥ हे द्वैपायन ! उस राजाके संग क्रीडारसमें निरन्तर आसक्त और उसकेही वशीभूत रहकर मुझको पूर्व देह पुरुषभाव अथवा मुनिजन्म कुछ भी स्मरण न हुआ ॥ १७॥ यह राजा मेरेही प्रति अनुरक्त थे सम्पूर्ण स्त्रियोमें मैंही उनकी प्रिय स्त्री था. वह सदाही मुझमें निरत रहते थे

मैंही उनकी विलासिनी पटरानी हूं मेरा जीवन सफल है ॥१८॥ इस प्रकार चिन्ताकर दिनरात उनके प्रेममे आबद्ध और सुखप्राप्त करनेके निमित्त उनकेही वशीभूत होकर निरन्तर क्रीडामें आसक्त रहता ॥१९॥ उन्हीमे मेरा मन अत्यन्त आसक्त हुआ था शाश्वत ब्रह्मज्ञान और धर्मशास्त्रका ज्ञान सम्पूर्णही भूलगया था ॥२०॥ हे मुनिवर ! इस प्रकार कामक्रीडामे आसक्त रहकर अनेक प्रकार विहार करते करते बारह वर्ष क्षणकालकी समान वीत गये ॥२१॥ किन्तु मैं उनको कुछभी नहीं जान सका, तदनन्तर मैं गर्भवतीहुआ. यह देखकर राजाने अत्यन्त प्रसन्न हो मेरी सम्पूर्ण गर्भसंस्कारक्रिया सम्पादन की ॥ २२ ॥ राजा मेरा मन सन्तुष्ट करके सर्वदाही गर्भदोहद "मेरे मनोरथ की बात" वारम्वार पूँछते, मैं उससे अत्यन्त लज्जित होता इससे राजा और भी प्रीतिमान् होजाते ॥ २३ ॥ इस प्रकार दश मास

इतिचिंतयतीतस्मिन्प्रेमबद्धादिवानिशम् ॥ क्रीडासक्तासुखेलुब्धातंस्थितावशवर्तिनी ॥ १९ ॥ विस्मृतंब्रह्मविज्ञानंब्रह्मज्ञानंचशाश्वतम् ॥ धर्मशास्त्रपरिज्ञानंतदासक्तमनाःस्थिता ॥ २० ॥ एवंविहरतस्तत्रवर्षाणिद्वादशैवतु ॥ गतानिक्षणवत्कामक्रीडासक्तस्यमेमुने ॥ २१ ॥ जाताऽहंगर्भवतीचाऽहंमुदंप्रापनृपस्तदा ॥ कारयामासविधिवद्गर्भसंस्कारकर्मच ॥ २२ ॥ अपृच्छद्दोहदंराजाप्रीणयन्मांपुनःपुनः ॥ नाऽब्रुवंलज्जमानाऽहंनृपप्रीतमनाभृशम् ॥२३॥ संपूर्णेदशमेमासिपुत्रोजातस्ततोमम ॥ शुभेह्निग्रहनक्षत्रलग्नताराबलान्विते ॥ २४ ॥ बभूवनृपतेर्गेहेपुत्रजन्ममहोत्सवः ॥ राजापरमसंतुष्टोबभूवसुतजन्मतः ॥ २५ ॥ सूतकांतेसुतंवीक्ष्यराजामुदमवापह ॥ अहंभूमिपतेश्चासंप्रियाभार्यापरंतप ॥ २६ ॥ ततोवर्षद्वयांतेवैपुनर्गर्भोमयाधृतः ॥ द्वितीयस्तुसुतोजातःसर्वलक्षणसंयुतः ॥२७॥ सुधन्वेतिसुतस्याऽथनामचक्रेनृपस्तदा ॥ वीरवर्मेतिज्येष्ठस्यब्राह्मणैः प्रेरितस्त्वयम् ॥ २८ ॥ एवंद्वादशपुत्राश्चप्रसूताभूपसंमताः ॥ मोहितोऽहंतदातेषांप्रीत्यापालनलालने ॥ २९ ॥

पूर्ण होनेपर शुभ ग्रह शुभनक्षत्र शुभ लग्न और शुभ तारावलयुक्त शुभ दिनमे मैंने एक पुत्र उत्पन्न किया ॥२४॥ राजा पुत्रजन्म होनेसे अत्यन्त आनन्दित हुए और पुत्रजन्मका महामहोत्सव आरम्भ किया ॥ २५ ॥ हे द्वैपायन ! जातशौच होनेपर राजा पुत्रका मुख देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुए तदनन्तर मैं उन्ही महीपालकी प्रियतम भार्या होकर रहा ॥ २६ ॥ तदनन्तर दो वर्ष पीछे फिर मेरे गर्भरहा उससेभी सर्वप्रकारके लक्षणोंसे युक्त दूसरा पुत्र उत्पन्न किया ॥ २७ ॥ राजाने दूसरे पुत्रका नाम सुधन्वा रक्खा और ब्राह्मणोंके आदेशसे ज्येष्ठ पुत्रका नाम वीरवर्मा रखदिया ॥२८॥ इसप्रकार क्रमानुसार राजाके सम्मत द्वादश पुत्र

उत्पन्न करके तब उनके लालन पालनमेंही मोहित होकर रहा ॥ २९ ॥ इसके उपरान्त फिर क्रमानुसार आठ पुत्र मेरे गर्भसे उत्पन्न हुए इस प्रकार मेरी सुखसम्पन्न गृहस्थली समृद्धिसे पूर्ण होगई ॥३०॥ राजाने उन सम्पूर्ण पुत्रोंका यथोचित रूपसे विवाहकार्य सम्पादन किया उससे पुत्रवधू और पुत्रोंसे मेरा परिवार अत्यन्त बृहत् होगया॥ ३१॥तदनन्तर मेरे कितनेही पौत्र हुए उनके अनेक प्रकारके क्रीडारसमें मेरा मन मोह और भी वर्धित होने लगा ॥३२॥ इस प्रकार कभी सुख और ऐश्वर्य एवं कभी पुत्रोंके रोगजनित आश्चर्यजनक दुःख अनुभव करने लगा. इससे मेरा देह अत्यन्त सन्तप्त होने लगा ॥३३॥कभी पुत्रोंका परस्पर घोरतर विरोध, कभी पुत्रोंका परस्पर दारुण कलह, इस दुर्घटनासे मेरे मनमें दारुण सन्ताप उत्पन्न होने लगा ॥ ३४ ॥ हे मुनिसत्तम ! मैं सुख दुःखात्ममिथ्याचारमय

पुनरष्टसुताःकालेकालेजाताःस्वरूपिणः॥गार्हस्थ्यमेततःपूर्णंसंपन्नंसुखसाधनम्॥३०॥तेषांदारक्रियाःकालेकृताराज्ञायथोचिताः॥ स्नुषाभिश्च तथापुत्रैःपरिवारोमहानभूत्॥३१॥ततःपौत्रादिसंभूतास्तेपिक्रीडारसान्विताः॥आसन्नानारसोपेतामोहवृद्धिकराभृशम् ॥३२॥ कदाचित्सुखमै श्वर्यंकदाचिद्दुःखमद्भुतम्॥पुत्रेषुरोगजनितंदेहसंतापकारकम्॥३३॥परस्परंकदाचित्तुविरोधोभूत्सुदारुणः॥ पुत्राणांवावधूनांचतेनसंतापसंभवः ॥३४॥सुखदुःखात्मकेघोरेमिथ्याचारकरेभृशम्॥संकल्पजनितेक्षुद्रेमग्नोऽहंमुनिसत्तम॥३५॥विस्मृतंपूर्वविज्ञानंशास्त्रज्ञानंतथागतम्॥ योषाभा वेविलीनोऽहंगृहकार्येषुसर्वथा॥३६॥अहंकारस्तुसंजातोभृशंमोहविवर्धकः॥एतेमेबलिनःपुत्राःस्नुपाःस्वकुलसंभवाः ॥ ३७ ॥ एतेपुत्राःसुसन्न द्धाःक्रीडंतिममवेश्मसु॥धन्याऽहंखलुनारीणांसंसारेऽस्मिन्नहोभृशम्॥३८॥नारदोहंभगवतावंचितोमाययाकिल॥नकदाचिन्मयाप्येवंचिंतितंमन साकिल॥३९॥राजपत्नीशुभाचाराबहुपुत्रापतिव्रता॥धन्याहंकिलसंसारेकृष्णैवंमोहितस्त्वहम्॥४०॥अथकश्चिन्नृपःकामंदूरदेशाधिपोमहान् ॥ अरातिभावमापन्नःपतिनासहमानद ॥४१॥ कृत्वासैन्यसमायोगंरथैश्चवारणैर्युतम् ॥ आजगामकान्यकुब्जेपुरेयुद्धमचिंतयत् ॥ ४२ ॥

संकल्पजनित ऐसे मायाके संकटसागरमे निमग्न था ॥ ३५ ॥ अतएव पूर्वविज्ञान और वह शास्त्रज्ञान भूलकर स्त्रीभावसे गृहकार्यमें निरत होकर रहा ॥३६॥ मेरे इतनी पुत्रवधू हुई हैं यह सम्पूर्ण बलवान् पुत्र एकत्र मिलित होकर मेरे गृहमें क्रीडा करते हैं अहो ! इससंसारमें मैं सम्पूर्ण स्त्रियोंमें धन्य और पुण्यवती हुई हूं तब मुझको इस प्रकार मोहवर्द्धक अहंकार भी उत्पन्न हुआ ॥ ३७ ॥ ३८ ॥ मैं नारदहूं भगवान्ने मुझको मायासे छला है ऐसा भाव मेरे मनमें कभी उदय नहीं हुआ॥ ३९॥हे कृष्णद्वैपायन ! मैं सदाचारनिरतराजपत्नी और पतिव्रता हूं मेरे इतने पुत्र उत्पन्न हुए है मै इस संसारमें धन्य हूं. इस प्रकार ऐश्वर्य आदिकी चिन्ता करके मै मायासे मोहित होकर काल व्यतीत करने लगा ॥ ४० ॥ अनन्तर दूरदेशके अधिपति कोईएक महान् राजा मेरे पतिके संग बद्ध वैर हो



युद्धके निमित्त रथ और बाणादि चतुरङ्गिणी सेनाके सहित कान्यकुब्जनगरमें आया॥ ४१ ॥ ४२॥जब उस राजाने सेनासे नगरको घेरलिया तब मेरे पुत्र और पौत्र नगरसे बाहरहो ॥ ४३ ॥ रणस्थलमें जाय उसके संग तुमुल संग्राम करने लगे किन्तु कालके प्रभावसे वैरीने मेरे सम्पूर्ण पुत्रोंको मार डाला ॥४४॥ राजा रणसे भाग अपने गृहमे आगये फिर मैने सुना कि, मेरे सम्पूर्ण पुत्र उस भयंकर संग्राममें मारे गये॥ ४५॥वह बलवान् राजा मेरे पुत्र पौत्रोंको मारकर अपनी सेनाके सहित अपने नगरको चला गया तब मैं विलाप करती हुई उस संग्राम स्थलमें शीघ्र जाकर उपस्थित हुई॥ ४६ ॥हे आयुष्मन् ! मै उन दारुण दुःखपीड़ित पुत्र और पौत्रोंको भूमिमें पड़े हुए देखकर शोकसागरमेंनिमग्न हुई और उच्चस्वरसे विलाप करने लगी ॥ ४७ ॥ हे पुत्रगण ! तुम मुझको त्यागकर कहां चले गये, हाय ! अत्यन्त बलवान् अतिसन्तापदायक और दुर्निवार दुरात्मा दैवने आज मुझको निहत किया ॥४८॥इसी समयमे भगवान् मधुसूदन शोभायमान वृद्ध ब्राह्मणका वेश

वेष्टितंनगरंतेनराज्ञासैन्ययुतेनच॥ममपुत्राश्चपौत्राश्चनिर्गतानगरात्तदा ॥४३॥ संग्रामस्तुमुलस्तत्रकृतस्तैस्तेनपुत्रकैः ॥ हतारणेसुताःसर्वेवैरिणा कालयोगतः॥४४॥राजाभग्नस्तुसंग्रामादागतःस्वगृहंपुनः। श्रुतंमयामृताःपुत्राःसंग्रामेभृशदारुणे॥४५॥सहत्वामेसुतान्पौत्रान्गतोराजाबलान्वि तः॥क्रंदमानाह्यहंतत्रगतासमरमंडले॥४६॥दृष्ट्वातान्पतितान्पुत्रान्पौत्रांश्चदुःखपीडिता॥विललापाहमायुष्मञ्छोकसागरसंप्लवे॥४७॥हापुत्राः क्वगतामेऽद्यहाहतास्मिदुरात्मना॥दैवेनाऽतिबलिष्ठेनदुर्वारेणाऽतिपापिना॥४८॥एतस्मिन्नंतरेतत्रभगवान्मधुसूदनः ॥ कृत्वारूपंद्विजस्याऽगाद् वृद्धःपरमशोभनः॥४९॥सुवासावेदवित्कामंमत्समीपंसमागतः॥मामुवाचातिदीनांसक्रंदमानांरणाजिरे॥५०॥ ब्राह्मणउवाच ॥ किंविषीदसित न्वंगिभ्रमोऽयंप्रकटीकृतः॥मोहेनकोकिलालापेपतिपुत्रगृहात्मके॥५१॥ कात्वंकस्याःसुताःकेऽमीचिंतयाऽऽत्मगतिंपराम् ॥ उत्तिष्ठरोदनंत्यक्त्वा स्वस्थाभवसुलोचने॥५२॥स्नानंचतिलदानंचपुत्राणांकुरुकामिनि॥परलोकगतानांचमर्यादारक्षणायवै॥५३॥कर्तव्यंसर्वथातीर्थेस्नानंतुनगृहेक्व चित् ॥ मृतानांकिलबंधूनांधर्मशास्त्रस्यनिर्णयः ॥ ५४ ॥

धारण कर उसी स्थानमे मेरे निकट आये ॥४९॥उनके वसन पवित्र और मनोहर थे वह वेदज्ञ बोध होते थे मुझको रणस्थलमें दीनभावसे रोता हुआ देखकर कहने लगे ॥ ५० ॥ ब्राह्मण बोले हे देवि ! तुम्हारा शब्द कोकिलकी समान है तुम पतिपुत्रवती और समृद्धशालिनी गृहस्वामिनी बोध होती हो ॥ ५१ ॥ किन्तु तुम विचारो कि, यह सम्पूर्ण केवल मोहजनित भ्रम मात्र है तुम किसलिये रोती हो ?किस कारण दुःखित होती हो ? हे सुलोचने ! विचार कर देखो तुम कौन हो ! अथवा यह पुत्र किसके है ? आपकी उत्तम गति कैसे होगी इसकीही तुम चिन्ता करो इस समय रोदन त्याग उठकर सावधान होओ ॥ ५२ ॥ हे देवि ! परलोकमें गये हुए पुरुषोंकी मर्यादाके रक्षार्थ उनको जल और तिल दान करो ॥ ५३ ॥ मरेहुए पुरुषोंके बन्धुगणोंको तीर्थमे स्नान करना चाहिये



वरमे स्नान करना कभी उचित नहीं यह धर्मका स्थिर निश्चय जानना चाहिये ॥५४॥ नारदजीने कहा हे द्वैपायन! उन वृद्ध विप्रवरके इस प्रकार समझानेपर फिर मैं और राजा वन्धुगणोंसे परिवृत हो उठे ॥ ५५ ॥ ब्राह्मणरूपधारी भूतभावन भगवान् मधुसूदन आगे आगे चलने लगे मैं शीघ्र उनके पीछे पीछे उस परम पवित्र तीर्थमे चलने लगा ॥ ५६ ॥ द्विजरूपधारी जनार्दन भगवान् हरि मुझको उस पुंतीर्थनामक सरोवरमें ले जाकर कृपाप्रकाशपूर्वक कहने लगे ॥ ५७ ॥हे गजेन्द्रगामिनि! तुम इस परम पवित्र तडागके जलमें स्नान करो व्यर्थ शोक, त्यागकरो इस समम तुम्हारे पुत्रोंकी क्रियाका समय उपस्थित हुआ है॥५८॥तुम विचार कर देखो कि, जन्म जन्मान्तरमें तुम्हारे करोड करोड पुत्र कन्या हुई है और करोड करोड पुत्र कन्याओंने प्राण त्याग किया है और करोड करोड पिता पति भ्राता जामाता प्राप्त हुए है ॥५९॥ फिर उनको छोडा है. हे देवि! मै कहता हूं देखो इनमें किसके निमित्त तुम इस समय दुःख करोगी? यह केवल मनका भ्रम मात्र है.यह

नारदउवाच॥इत्युक्त्वातेनविप्रेणवृद्धेनप्रतिबोधिता॥उत्थिताऽहंनृपेणाऽथयुक्ताबंधुभिरावृता ॥ ५५ ॥ अग्रतोद्विजरूपेणभगवान्भूतभावनः॥ चलिताऽहंततस्तूर्णंतीर्थंपरमपावनम्॥५६॥हरिर्मांकृपयातत्रपुंतीर्थेसरसिप्रभुः ॥ नीत्वाऽऽहभगवान्विष्णुर्द्विजरूपीजनार्दनः॥५७॥स्नानंकुरुतडागेऽस्मिन्पावनेगजगामिनि॥त्यजशोकंक्रियाकालःपुत्राणांचनिरर्थकम् ॥ ५८ ॥ कोटिशस्तेमृताःपुत्राजन्मजन्मसमुद्भवाः॥पितरःपतयश्चैव भ्रातरोजामयस्तथा॥५९॥केषांदुःखंत्वयाकार्यंभ्रमेऽस्मिन्मानसोद्भवे ॥ वितथेस्वप्नसदृशेतापदेदेहिनामिह॥६०॥ नारदउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वातीर्थेपुरुषसंज्ञके॥प्रविष्टास्नातुकामाऽहंप्रेरितातत्रविष्णुना ॥६१॥ मज्जनादेवतीर्थेषुपुमाञ्जातःक्षणादपि॥ हरिर्वीणांकरेकृत्वास्थितस्तीरेस्वदेहवान्॥६२॥उन्मज्ज्यचमयातीरेदृष्टःकमललोचनः॥प्रत्यभिज्ञातदाजातामम चित्तेद्विजोत्तम॥ ६३ ॥ संचिंतितंमयातत्रनारदोऽहमिहाऽऽगतः॥हरिणासहस्त्रीभावंप्राप्तोमायाविमोहितः॥६४॥इतिचिंतापरश्चाऽहंयदाजातस्तदाहरिः॥मामाहनारदागच्छकिंकरोषिजलेस्थितः ॥६५॥

संसार मोहमय इन्द्रजालकी समान मिथ्या और स्वप्नकी समान है, इससे देही पुरुषोंको सन्ताप मात्रही उत्पन्न होता है ॥ ६० ॥ नारदजीने कहा मै उन विष्णुका वचन सुनकर उनसे प्रेरित हो स्नान करनेकी इच्छासे उस पुंतीर्थके जलमे प्रविष्ट हुआ ॥ ६१ ॥ तब निमग्न हो निकलकर देखा कि क्षणमात्रमेही मैं पुरुष हुआ निजदेहधारी भगवान् हरि करमे वीणा धारण कर तटपर खडे है ॥ ६२ ॥ हे द्विजोत्तम! मैने उछलकर जब तीरमें स्थित कमललोचन कृष्णको देखा तब मेरे चित्तमें पूर्ण ज्ञानका उदय हुआ ॥ ६३ ॥ तब विचार किया मै नारद हूं इस स्थानमें आयाहूं और हरिकी मायासे मोहित होकर स्त्रीभावको प्राप्त हुआ था ॥ ६४ ॥ मैं इस प्रकार चिन्ता करता था तब भगवान् हरिने मुझसे कहा हे नारद! उठकर आओ जलमें खडे क्या करते हो ॥ ६५ ॥

मैं आश्चर्ययुक्त हो अपने दारुण स्त्रीभावको स्मरण कर पुनर्वार किस कारण पुरुषभावको प्राप्त हुआ यही विचारने लगा ॥ ६६ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भाषाटीकायामेकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥ नारदजीने कहा हे मुनिवर ! उस जलमें स्त्रीरूपसे निमग्न हो विप्रवर नारदरूपसे निकला हुआ देखकर वह महीपति अत्यन्त आश्चर्ययुक्त हो मनमें इसप्रकार चिन्ता करने लगे कि, मेरी वह प्रियतमा भार्या कहां गई और मुनिसत्तम नारदही सहसा कहांसे उपस्थित हुए ॥ १ ॥ राजा प्रियतमा भार्याको न देखकर हा प्रिये ! मुझको छोडकर तुम कहाँ चली गई ? मैं तुम्हारे विरहमें अत्यन्त व्याकुल होता हूं शीघ्र आनकर मुझको दर्शन दो, यह कहकर वारंवार विलाप करने लगे ॥ २ ॥ वह कान्ताके विरहमें अत्यन्त व्याकुल होकर कहने लगे हे कमलनयने ! तुम्हारे विना मेरा जीवन और राज्यादि विफल है. हे शुचिस्मिते ! तुम्हारे अभावसे मेरा समस्त गृह शून्यमय है

विस्मितोऽहंतदास्मृत्वास्त्रीभावंदारुणंभृशम्॥पुनःपुरुषभावश्चसंपन्नःकेनहेतुना ॥ ६६ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेषष्ठस्कंधेएकोनत्रिंशोऽध्यायः॥२९॥नारदउवाच॥मांदृष्ट्वानारदंविप्रंविस्मितोऽसौमहीपतिः॥कगताममभार्यासाकुतोऽयंमुनिसत्तमः॥१॥ विललापनृपस्तत्रहाप्रियेतिमुहुर्मुहुः॥कगतामांपरित्यज्यविलपंतंवियोगिनम्॥२॥विनात्वांविपुलश्रोणिवृथामेजीवितंगृहम्॥राज्यंकमलपत्राक्षिकिंकरोमिशुचिस्मिते॥३॥ नप्राणामेबहिर्यांतिविरहेणतवाऽधुना॥ गतोवैप्रीतिधर्मस्तुत्वामृतेप्राणधारणात् ॥४॥ विलपामिविशालाक्षिदेहिप्रत्युत्तरंप्रियम्॥कगतासामयिप्रीतिर्याभूत्प्रथमसंगमे ॥५॥ विमग्नाकिंजलेसुभ्रुर्भक्षितामत्स्यकच्छपैः॥गृहीतावरुणेनाशुममदौर्भाग्ययोगतः ॥६॥ धन्यासुचारुसर्वांगियात्वंपुत्रैःसमागता॥अकृत्रिमस्तुपुत्रेषुस्नेहस्तेऽमृतभाषिणि ॥ ७ ॥ नयुक्तमधुनायन्मांविहायत्रिदिवंगता ॥ विलपंतंपतिंदीनंपुत्रस्नेहेनयंत्रिता॥८॥

॥ ३ ॥ हे पृथुश्रोणि ! तुम्हारे विरहमे इस समय भी मेरे प्राण क्यो नहीं निकलते ? हे जीवितेश्वरि ! तुम्हारे निमित्त यावज्जीवन मेरा प्रीतिरूप धर्म भ्रष्ट हुआ है ! मेरी प्रीति इस समय कहां गई जो मै जीता हूं ॥ ४ ॥ हे मृगशावाक्षि ! मै तुम्हारे वियोगसे कातर होकर विलाप करता हूं तुम उसका उत्तर देकर मेरे मन और प्राणको शीतल करो. हे प्रिये ! प्रथम मिलनेके समय तुमने मेरे प्रति जिसप्रकार प्रीति प्रकाश की थी, इस समय वह कहां चली गई ? ॥ ५ ॥ हे सुभ्रु ! मेरे दुर्भाग्यवशसेही क्या तुमने जलमे निमग्न होकर प्राणत्याग किया? क्या तुमको मत्स्यकच्छपादि जलचर जन्तुओने भक्षण करलिया, अथवा जलाधिपति वरुणदेवने तुमको आग्रहसहित ग्रहण कर लिया ॥ ६ ॥ हे अमृतभाषिणी ! तुमने पुत्रोंके संग गमन किया, अतएव तुम धन्य हो आहा! पुत्रोंके प्रति जो तुम्हारा अकृत्रिम स्नेह था वह भी तुमने इस समय प्रकाश किया ॥७॥ हे चारुसर्वाङ्गि ! मैं तुम्हारे विरहमें विलाप करता हूं तुम पुत्रस्नेहमें आकृष्ट हो मुझको परित्याग कर

स्वर्गमे चली गई यही क्या तुम्हारा कर्त्तव्य है?॥८॥हे प्रिये ! देखो मैने पुत्र और प्राणवल्लभा प्रिया इन दोनोंको छोड दिया तोभी मेरे प्राण नहीं निकले. अतएव मेरे प्राण निःसन्देह कुटिल है ॥ ९ ॥ जो मनोरमा पतिव्रता प्रियाकी विरहवेदना जानते है वह रघुकुलतिलक रामचन्द्रजी इस समय पृथ्वीमे स्थिति नहीं करते तो इस समय मै वह वेदना प्रकाशकरनेको कहां जाऊ क्या करूं वह मै स्थिर नहीं करसक्ता ॥१०॥ सुख और दुःखमे जिसके मनका भाव समान है इस प्रकार दम्पतिका मरण भिन्न भिन्न रूपसे निर्दिष्ट करके निष्ठुर विधाताने अत्यन्त विपरीत कार्य किया ॥ ११ ॥ मुनियोने धर्मशास्त्रमे पतिके संग पतिव्रता स्त्रियोंकी सह मरण विधि निर्द्धारित कर उनका विशेष उपकार साधन किया हैं किन्तु उन्होने पुरुषोका स्त्रियोके संग अग्निप्रवेशका विधान क्यो नहीं किया ? वह भी उत्तम होता इसमें सन्देह नहीं ॥ १२ ॥ राजाको इस प्रकार विलाप करता हुआ देखकर भगवान् हरिने उसको युक्तियुक्त वचनोंसे निवारित करके कहा ॥ १३ ॥ भगवान् बोले

उभयंमेगतंकांतेपुत्रास्त्वंप्राणवल्लभा॥तथापिमरणंनास्तिदुखितस्यभृशंप्रिये॥९॥ किंकरोमिक्वगच्छामिरामोनास्तिमहीतले॥रामाविरहजंदुःखं जानातिरघुनंदनः॥१०॥विधिनानिष्ठुरेणाऽत्रविपरीतंकृतंभुवि॥दंपत्योर्मरणंभिन्नंसर्वथासमचित्तयोः॥११॥उपकारस्तुनारीणांमुनिभिर्विहितः किल॥यदुक्तंधर्मशास्त्रेषुज्वलनंपतिनासह॥१२॥एवंविलपमानंतंराजानंभगवान्हरिः॥निवारयामासतदावचनैर्युक्तियोजितैः १३॥ श्रीभगवानुवाच॥किंविषीदसिराजेन्द्रक्वगतातेप्रियांगना॥नश्रुतंकिंत्वयाशास्त्रंनकृतोऽसौबुधाश्रयः॥१४॥कासाकस्त्वंक्वसंयोगोवियोगःकीदृशस्तव॥प्रवाहरूपसंसारेनृणांनौतरतामिव॥१५॥गृहेगच्छनृपश्रेष्ठवृथातेरुदितेनकिम्।संयोगश्चवियोगश्चदैवाधीनःसदानृणाम्॥१६॥अनयासहतेराजन्संयोगस्त्विहसंवृतः॥भुक्तात्वयाविशालाक्षीसुंदरीतनुमध्यमा॥१७॥नदृष्टौपितरावस्यास्त्वयाप्राप्तासरोवरे॥काकतालीप्रसंगेनयद्भूतंतत्तथागतम् १८॥

हे राजन् ! तुम इतना विषाद क्यों करते हो ? तुम्हारी प्रियस्त्री कहाँ गई है?तुमने क्या कभी शास्त्र श्रवण अथवा बुद्धिमानोका आश्रय ग्रहण नहीं किया ? ॥१४॥ तुम्हारी वह प्रिया कौन है? और तुम कौन हो? तुम्हारा संयोग किस प्रकार है? और वह कहां हुआ था. हे राजन्!नौकामे नदीपारजानेको जिस प्रकार मनुष्योंका क्षणकाल मिलन होता है इस प्रवाहरूप संसारमे स्त्रीपुत्रोका मिलनभी इसी प्रकार जानना चाहिये॥१५॥अतएव हे नृपवर इस समय तुम घरको जाओ वृथा रोनेसे क्या फल है मनुष्योंका संयोग और वियोग सर्वदाही दैवके अधीन है. अतएव उसके लिये विलाप करना बुद्धिमान् मनुष्योका कर्त्तव्य नहीं है॥१६॥हे राजन्!इस स्त्रीके संग तुम्हारा मिलन इसी स्थानमे हुआ था और तुमने उस विशालाक्षी कृशोदरी सुन्दरीको इसी स्थानमें छोडा है।१७। तुमने उसके पितामाताको नही देखा काकतालीकी[1] समान इस सरोवरमेही प्राप्त हुई है. वह जिस प्रकार तुम्हारी हुई थी. इसी प्रकार फिर तुमको छोड गई उसके लिये विलाप करना तुमको उचित नही है ॥१८॥

१ काकतालीयन्याय वह है कि, कोई कौआ दैवात् तालवृक्षपर आकर बैठा और वह तालका फल उसके बैठनेसे नीचे गिरा और वहाँ बैठे पुरुषको फल अकस्मात् प्राप्त होगया"

हे राजेन्द्र ! तुम अब वृथा शोक मत करो कालको अतिक्रम करनेमें कोई समर्थ नहीं होता तुम घर जाकर कालयोगमें पहलेकी समान सम्पूर्ण भोग्यवस्तु भोग करो ॥ १९ ॥ वह वरवर्णिनी रमणी जिस प्रकार आई थी उसी प्रकार चली गई तुम भी इसी प्रकार सबके प्रभु रहकर अपने राज्यमें पहले जिस प्रकार राजकार्य करते थे इस समय भी उसी प्रकार कार्य करो. क्योंकि यही तुम्हारा एकान्त कर्त्तव्य है ॥ २० ॥ हे राजन् ! तुम विचारकर देखो कि, तुम्हारे दिनरात रोदन करनेपर भी वह रमणी फिर नहीं आवेगी. हे पृथ्वीन्द्र ! तब तुम क्यों वृथा शोक करते हो जाओ मेरे वचनसे योगमार्गमें मन समर्पणकर काल व्यतीत करते रहो ॥२१॥ सम्पूर्ण वस्तु कालवशसेही उपस्थित होती है और कालवशसेही चली जाती है अतएव इस निष्फल संसार मार्गमें शोक करना कभी ज्ञानियोंको उचित नहीं है ॥२२॥ एकत्र सुखसंयोग आर एकत्र दुःखसंयोग सर्वदा नहीं होता. अतएव इस संसारमें सुख और दुःख स्थिर न रहकर घटिकायन्त्रकी समान सदाही

माशोकंकुरुराजेंद्रकालोहिदुरतिक्रमः ॥ कालयोगंसमासाद्यभुंक्ष्वभोगान्गृहेयथा ॥ १९ ॥ यथागतागतासातुतथैववरवर्णिनी ॥ यथापूर्वंतथा तत्रगच्छकार्यंकुरुप्रभो ॥ २० ॥ रुदितेनतवाऽद्यैवनागमिष्यतिकामिनी॥वृथाशोचसिपृथ्वीशयोगयुक्तोभवाऽधुना ॥ २१ ॥ भोगःकालवशा देतितथैवप्रतियातिच ॥ नात्रशोकस्तुकर्तव्योनिष्फलेभववर्त्मनि ॥ २२॥ नैकत्रसुखसंयोगोदुःखयोगस्तुनैकतः ॥ घटिकायंत्रवत्कामंभ्रमणंसु खदुःखयोः ॥ २३ ॥ मनःकृत्वास्थिरंभूपकुरुराज्यंयथासुखम् ॥ अथवान्यस्यदायादेवनंसेवयसांप्रतम्॥२४॥दुर्लभोमानुषोदेहःप्राणिनांक्षण भंगुरः।तस्मिन्प्राप्तेतुकर्तव्यंसर्वथैवात्मसाधनम्॥२५॥जिह्वोपस्थरसोराजन्पशुयोनिषुवर्तते॥ज्ञानंमानुषदेहेवैनान्यासुचकुयोनिषु॥२६॥तस्मा द्गच्छगृहंत्यक्त्वाशोकंकांतासमुद्भवम्॥मायेयंभगवत्यास्तुययासंमोहितंजगत् ॥२७॥ नारदउवाच ॥ इत्युक्तोहरिणाराजाप्रणम्यकमलापतिम्॥ कृत्वास्नानविधिंसम्यग्जगामनिजमंदिरम् ॥२८॥ दत्त्वाराज्यंस्वपौत्रायप्राप्यनिर्वेदमद्भुतम् ॥ वनंजगामभूपालस्तत्त्वज्ञानमवापच ॥ २९ ॥

भ्रमण करता है ॥ २३ ॥ अतएव हे नृपवर ! मन स्थिर करके तुम यथासुखसे राज्य करते रहो अथवा अपनी सन्तानको राज्यका भार समर्पण कर वनको चले जाओ ॥ २४ ॥ यह प्राणियोंको क्षणभंगुर मनुष्यदेह दुर्लभ है इसके प्राप्त होनेमें सदा आत्मसाधन करना चाहिये॥ २५॥हे राजन् ! लिङ्ग और रसनादि इन्द्रियोंसे पशुभी विषयरस आस्वादन करते ह किन्तु एक मात्र ज्ञान मनुष्यदेहमें अधिक दिखाई देता है अन्य कुत्सित योनिमे वह दिखाई नहीं देता ॥ २६ ॥ इसी ज्ञानके अनुसार कांताका शोक त्यागन कर घरको जाओ यह भगवतीकी माया है जिसने सब जगत् मोहित कर रक्खा है॥ २७॥नारदजी बोले, भगवान् हरिके यह वचन सुनकर राजा देवदेव कमलापतिको प्रणाम कर स्नानादि विधि पूर्णकर अपने मन्दिरको गये ॥ २८ ॥ अपने पौत्रको राज्य देकर वैराग्यको प्राप्त हो

राजाने वनको जाकर तत्त्वज्ञानकी प्राप्ति की ॥ २९॥ राजाके गमन करनेपर भगवान् अच्युत मेरी ओर वारंवार देखकर हँसते थे यह देखकर मैंने उन देव देव जगन्नाथसे कहा ॥ ३०॥हे देव!आपने मुझको छला है मायाका बल अत्यन्त महत् है वह मैंने इस समय जान लिया.हे जनार्दन!मैने स्त्रीरूप होकर जो सब कार्य किये इस समय वह सब स्मरण करता हूं॥ ३१॥हे! हरे मेरे सरोवरके जलमें प्रविष्ट हो स्नान करतेही मेरा पूर्वज्ञान क्यों दूर हुआ ? ॥ ३२॥ और जब मैंने नारी देहको प्राप्त हो शचीदेवीको इन्द्र प्राप्तिके समान राजाको पतिरूपसे प्राप्त किया तब मै मोहित क्यो हुआ ? ॥ ३३ ॥ मेरी वही पूर्वकामना वही पुरातन जीवात्मा और वही पुरातन सूक्ष्म देह यह सभी विद्यमान थे तब क्यों मेरी स्मृतिका नाश हुआ ?॥ ३४॥ हे प्रभो ! इस ज्ञाननाशके विषयमें मुझको महान् संशय उत्पन्न

गतेराजन्यहंवीक्ष्यभगवंतमधोक्षजम् ॥ तमब्रुवंजगन्नाथंहसंतंमांपुनःपुनः ॥ ३० ॥ वंचितोऽहंत्वयादेवज्ञातंमायाबलंमहत् ॥ स्मरामिचरितं सर्वस्त्रीदेहेयत्कृतंमया ॥ ३१ ॥ ब्रूहिमेदेवदेवेशप्रविष्टोऽहंसरोवरे ॥ विगतंपूर्वविज्ञानंस्नानादेवकथंहरे ॥ ३२ ॥ योषिदेहंसमासाद्यमोहितोऽहं जगद्गुरो ॥ पतिंप्राप्यनृपश्रेष्ठंपौलोमीवासवंयथा ॥ ३३ ॥ मनस्तदेवतच्चित्तंदेहःसचपुरातनः ॥ लिंगंतदेवदेवेशस्मृतेर्नाशःकथंहरे ॥ ३४ ॥ विस्मयोऽयंमहान्मेत्रज्ञाननाशंप्रतिप्रभो ॥ कथयाऽद्यरमाकांतकारणंपरमंचयत् ॥ ३५ ॥ नारीदेहंमयाप्राप्यभुक्ताभोगाह्यनेकशः ॥ सुरापानं कृतंनित्यंविधिहीनंचभोजनम् ॥ ३६ ॥ मयातदेवनज्ञातंनारदोहमितिस्फुटम् ॥ जानाम्यद्ययथासर्वंविविक्तंनतथातदा ॥ ३७ ॥ विष्णु रुवाच ॥ पश्यनारदमायावीविलासोऽयंमहामते ॥ देहेषुसर्वजंतूनांदशाभेदाह्यनेकशः ॥ ३८ ॥ जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तिश्चतुरीयादेहिनांदशा ॥ तथादेहांतरेप्राप्तेसंदेहःकीदृशःपुनः ॥ ३९ ॥ सुप्तोनरोनजानातिनशृणोतिवदत्यपि ॥ पुनःप्रबुद्धोजानातिसर्वंज्ञानमशेषतः ॥ ४० ॥

होता है हे रमानाथ!आप आज इसका यथार्थ कारण वर्णन करके मेरा सन्देह दूर कीजिये ॥ ३५ ॥ मैंने स्त्रीभावको प्राप्त हो अनेक भोग्य वस्तु भोग की है और सुरापान तथा अहित द्रव्य भी भोजन किया है हे मधुसूदन ! इन सबका क्या कारण है ? ॥ ३६ ॥ तब मैंने अपनेको नारद नहीं जानसका मै इस समय जिस प्रकार भलीभाँति समस्त जानसका हूं उस समय वह कुछ भी क्यों नहीं जान सका ? ॥ ३७॥केशवने कहा हे बुद्धिमान् नारद! यह सब मायावी ईश्वरकी मायाका विलास मात्र है तुमको जानना चाहिये कि,सम्पूर्ण जन्तुओंके देहकी अनेक प्रकार अवस्था होती है ॥ ३८॥ यदि देहीगणोंके केवल देहकीही जाग्रत् स्वप्न सुषुप्ति और तुरीय यह चार प्रकारकी दशा होती है तो देहान्तर प्राप्त होनेसे जो दशा विपर्यय होता है इसमे तुम सन्देह क्या करते हो ? ॥ ३९ ॥मनुष्य जब सोता है

निद्रयाचाल्यतेचित्तंभवंतिस्वप्नसंभवाः॥नानाविधामनोभेदामनोभावाह्यनेकशः॥४१॥गजोमांहंतुमायातिनशक्तोऽस्मिपलायने॥ किंकरोमिन मेस्थानंयत्रगच्छामिसत्वरः ॥ ४२ ॥ मृतंपितामहंस्वप्नेपश्यतिस्वगृहागतम् ॥ संयोगस्तेनवार्ताचभोजनंसहमन्यते ॥ ४३ ॥ प्रबुद्धःखलुजा नातिस्वप्नेदृष्टंसुखासुखम् ॥ स्मृत्वासर्वंजनेभ्यस्तुविस्तरात्प्रवदत्यपि ॥ ४४ ॥ स्वप्नेकोऽपिनजानातिभ्रमोऽयमितिनिश्चयः॥तथातथैवविभवो मायायादुर्गमःकिल ॥ ४५ ॥ नाऽहंनारदजानामिपारंपरमदुर्घटम् ॥ गुणानांकिलमायायानैवशंभुर्नपद्मजः ॥ ४६ ॥ कोऽन्योज्ञातुंसमर्थो भून्मानतोमंदधीःपुनः ॥ मायागुणपरिज्ञानंनकस्याऽपिभवेदिह ॥ ४७ ॥ गुणत्रयकृतंसर्वंजगत्स्थावरजंगमम् ॥ विनागुणैर्नसंसारोवर्ततेकिं चिदप्यदः ॥ ४८ ॥ अहंसत्त्वप्रधानोऽस्मिरजस्तमसमन्वितः॥ नकदाचित्त्रिभिर्हीनोभवामिभुवनेश्वरः॥४९॥ तथाब्रह्मापितातेऽत्ररजोमुख्यः प्रकीर्तितः ॥ तमःसत्त्वसमायुक्तोनताभ्यामुज्झितःकिल ॥ ५० ॥

तब कोई विषय नहीं जानसक्ता सुनभी नहीं सक्ता और कहभी नहीं सक्ता किन्तु फिर जागकर सब विषय भलीभाँति जान सक्ता है॥ ४०॥निद्रासे चित्त चलायमान होता है तब स्वप्नसे मनकी अनेक प्रकार अवस्थाका भेद और मनोभावका अनेक भाँति प्रकार भेद होता है ॥ ४१॥ मत्त हाथी मुझको मारता हुआ आता है मै भागनेमे समर्थ नहीं होता क्या करूं कहाँ जाऊं मुझको शीघ्र भागनेका स्थान नहीं है स्वप्नावस्थामें ऐसा अनेक प्रकार मनका भाव होता है ॥४२॥ और कभी स्वप्नमे दिखाइ देता ह कि,हमारे मृतपितामह हमारे घर आये हैं उनको मै देखता हूं और उनके संग अनेक बातचीत करता हूं वरन उनके संग एकत्र भोजन भी करता हूं॥ ४३॥ स्वप्नमें सुखदुःख जो कुछ अनुभव होता है मनुष्य जागकर वह सब जान सक्ता है और स्वप्नका वृत्तान्त स्मरण कर विस्तारपूर्वक कह सक्ता है॥ ४४॥ हे नारद! स्वप्न देखनेके समय स्वप्नमे दीखे सब विषय भ्रमयुक्त होनेसे कोई इस प्रकार निश्चितरूपसे नहीं जानसक्ता मायाका प्रभाव भी इसी प्रकार दुर्ज्ञेय जानना चाहिये ॥४५॥ हे मुनिवर । मायाके तीनों गुण परम दुर्गम प्रभावका परिमाण है जब मैं शम्भु और ब्रह्मा कोई नहीं जान सक्ते ॥ ४६ ॥ तब दूसरा कौन मन्दबुद्धि मनुष्य उनकी सीमा जान सक्ता है.अतएव हे नारद । इस संसारके बीच मायाका गुण जाननेमें कोई समर्थ नहीं है॥ ४७॥यह स्थावर जंगमात्मक जगत मायाके गुणसे निर्मित है अर्थात् बना है माया गुणकेविना यह संसार किंचिन्मात्र भी वर्त्तमान नहींरह सक्ता॥ ४८॥मैं सत्त्वगुण प्रधान हूं और तमोगुण मुझमें वियमान रहता है मै भुवनेश्वर होकर भी इन तीनों गुणोंको अतिक्रम करनेमें समर्थ नहीं होता॥ ४९॥इसी प्रकार तुम्हारे पिता प्रजापति रजःप्रधान हैं किन्तु सत्त्व और तमोगुण

कभी त्यागकरनेमे समर्थ नहीं होते ॥५०॥ और महादेव तमप्रधान है किन्तु उनमे भी सत्व और रजोगुण सदाही विद्यमान रहता है अतएव कोई पुरुषभी इन तीनों गुणोंसे अलग होकर नहीं रह सक्ते यह मैने श्रुतिमे निर्दिष्ट कर रक्खा है ॥५१॥ अतएव हे मुनिवर ! मायानिर्मित परम दुर्घट इस अपार संसारमें मोह त्यागकर ब्रह्मरूपिणी भगवतीकी उपासना करनी ही उचित है॥५२॥हे महाभाग ? तुमने इस समय तो मायाका प्रभाव देखा है; मायाजनित अनेक प्रकारके भोग्य द्रव्य भी भोग किये हैं और मायाका चारित्र जो कि अद्भुत है वह भी जान गये हो तो फिर इस विषयमें मुझसे क्यों पूछते हो ॥५३॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठ-स्कंधे भाषाटीकायां त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३० ॥ व्यासजीने कहा हे महाभाग ! मैंने पहले महर्षि नारदसे मायाका माहात्म्य जिस प्रकार सुना है वह सम्पूर्ण आपसे भलीभाँति प्रकाश करके कहता हूं सावधान होकर सुनो ॥१॥ मैने नारदका नारीदेह प्राप्तिविषयक उपाख्यान सुनकर उन सर्वविद्गुणोके अग्रगण्य महर्षिसे

शिवस्तथातमोमुख्योरजःसत्त्वसमावृतः ॥ गुणत्रयविहीनस्तुनैवकोऽपिमयाश्रुतः ॥५१॥ तस्मान्मोहोनकर्तव्यःसंसारेऽस्मिन्मुनीश्वर॥मयाविनिर्मितेऽसारेऽपारेपरमदुर्घटे ॥ ५२ ॥ दृष्टामायात्वयाऽद्यैवभुक्ताभोगाह्यनेकशः ॥ किंपृच्छसिमहाभागतस्याश्चरितमद्भुतम् ॥ ५३ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेम० षष्ठस्कंन्धेत्रिंशोऽध्यायः॥३०॥व्यासउवाच ॥ निशामयमहाराजब्रवीमिविशदाक्षरम् ॥ माहात्म्यंखलुमायायानारदात्तुमयाश्रुतम् ॥ १ ॥ मयापुनर्मुनिःपृष्टोनारदःसर्ववित्तमः॥श्रुत्वाकथांमुनेस्तस्यनारीदेहसमुद्भवाम्॥२॥ब्रूहिनारदपश्चात्किंकथितंहरिणातदा॥क्वगतश्चजगन्नाथोभवतासहमाधवः ॥ ३ ॥ नारदउवाच ॥ इत्युक्त्वाभगवांस्तस्मिंस्तडागेऽतिमनोहरे ॥ आरुह्यगरुडंगंतुं वैकुंठेचमनोदधे ॥ ४ ॥ मामुवाचरमाकांतोयथेष्टंगच्छनारद॥एहिवाममलोकंस्वंयथारुचितथाकुरु ॥५॥ ब्रह्मलोकंगतश्चाऽहमापृच्छ्यचमधुसूदनम्॥भगवानपिदेवेशस्तत्क्षणाद्गरुडासनः॥६॥वैकुण्ठमगमत्तूर्णमामादिश्ययथासुखम्॥ततोऽहंपितृसदनंगतोयातेजनार्दने॥७॥ चिंतयन्सकलंदुःखंसुखंचपरमाद्भुतम्॥गत्वाप्रणम्यपितरंस्थितोयावत्पुरःपितुः ॥ ८ ॥

पूछा था ॥ २ ॥ हे मुनिवर ! तदनन्तर हरिने आपसे क्या कहा और आपके संग वह देवदेव लक्ष्मीपति कहां चले गये ॥ ३ ॥ नारदजीने कहा उस मनोहर सरोवरमे भगवान्ने मुझसे यह सब कह गरुडपर चढ वैकुण्ठधाममें जानेकी इच्छा की ॥ ४ ॥ तब उन कमलापतिने मुझसे कहा कि, तुम भी अपने अभिलषित स्थानमे जाओ अथवा यदि तुम्हारी इच्छा हो तो मेरे संग गोलोकधाममें भी चल सक्ते हो ॥ ५ ॥ तब मै प्रणाम और सम्भाषण कर ब्रह्मलोकको चला गया और भगवान् भी तत्काल गरुडपर चढ ॥ ६ ॥ सुखपूर्वक वैकुण्ठमे चले गये जनार्दनके चलेजानेपर फिर मै भी मनमे सब प्रकार ॥ ७ ॥ अद्भुत सुख और दुःखकी चिन्ता करते करते ब्रह्मलोकमें पिताके समीप गया अनन्तर प्रणाम कर जैसेही उनके सामने खडा हुआ ॥ ८ ॥

वैसेही पिताने मुझको चिन्तातुर देखकर पूछा ब्रह्मा बोले हे महाभाग ! तुम कहाँ गये थे ? और तुमको चिन्तातुर क्यों देखता हूं ॥ ९ ॥ हे मुनिसत्तम ! आज मैं तुम्हारा मन सावधान नहीं देखता मुझको बोध होता है कि, किसीने तुमको छला है अथवा तुमने कोई अद्भुत वस्तु देखी है ॥ १० ॥ हे पुत्र ! आज मै तुमको व्याकुल और ज्ञानहीनकी समान क्यो देखता हूं नारदजी बोले हे द्वैपायन ! पिताके ! मुझसे इस प्रकार पूँछनेपर फिर मैने कुशासनपर बैठ॥ ११ ॥ माया माहात्म्य जनित अपना समस्त वृत्तान्त उनसे कहा हे पितः ! मै महाप्रभावशाली विष्णुसे छला गया हूं ॥ १२ ॥ उन्होने मुझको स्त्रीभाव देकर अनेक वर्ष उसी भावमे रक्खा था उसमें मैने पुत्रशोकका महादुःख अनुभव किया है ॥ १३ ॥ अनन्तर उन्होंनेही मुझको माधुर्यमय वचनामृतसे फिर ज्ञानप्रदान किया है फिर सरोवरमें

तावत्पृष्टोमुनेपित्रावीक्ष्यचिंतातुरंतुमाम्॥ब्रह्मोवाच ॥ क्वगतोऽसिमहाभागकस्माच्चिंतातुरःसुत॥९॥स्वस्थंनैवाऽद्यपश्यामिमनस्तेमुनिसत्तम॥ केनापिवंचितोऽसित्वंदृष्टंवाकिंचिदद्भुतम् ॥१०॥ विपण्णंगतविज्ञानंपश्यामित्वांकथंसुत ॥ नारदउवाच॥इतिपृष्टस्तदापित्राबृस्यांसमुपवेश्य च॥११॥तमब्रुवंस्ववृत्तांतंमायाबलसमुद्भवम् ॥ वंचितोऽहंपितःकामंविष्णुनाप्रभविष्णुना॥ १२ ॥ स्त्रीभावंगमितःकामंवर्षाणिसुबहून्यपि ॥ अनुभूतंमहद्दुःखंपुत्रशोकसमुद्भवम् ॥ १३ ॥ प्रबोधितोऽहंतेनैवमृदुवाक्यामृतेनच ॥ पुनःसरोवरेस्नात्वाजातोऽहंनारदःपुमान् ॥१४॥ किमेतत्कारणंब्रह्मन्यन्मोहमगमंतदा॥ विस्मृतंपूर्वविज्ञानंतन्मयस्तरसाकृतः ॥१५॥ एतन्मायाबलंब्रह्मन्नजानेऽहंदुरत्ययम् ॥ ज्ञानहानिकरंजातंमूलंमोहस्यविस्फुटम् ॥ १६ ॥ अनुभूतंमयासम्यग्ज्ञातंसर्वंशुभाशुभम् ॥ कथंत्वंजितवांस्तातततमुपायंवदस्वमे ॥१७॥ नारदउवाच ॥ विज्ञतोऽसौमयाधाताप्रीतिपूर्वमतःपरम् ॥ मामुवाचस्मितंकृत्वापितामेवासवीसुत ॥१८॥ ब्रह्मोवाच ॥ दुर्जयैषासुरैःसर्वैर्मुनिभिश्चमहात्मभिः ॥ तापसैर्ज्ञानयुक्तैश्चयोगिभिःपवनाशनैः ॥ १९ ॥

स्नान करके यह पुरुषरूपी नारद हुआ हूं॥१४॥हे पितः ! मै जो ऐसे मोहको प्राप्त हुआ था उसका क्या कारण है और मै पूर्वज्ञान भूल एवं बलप्रेरित हो तत्काल मोहमयभावकोप्राप्त क्यों हुआ॥ १५॥हे तात!मायाका बल जो इस प्रकार कठिनतासे छूटने योग्य है वह मैं पहले नहीं जानता था मायाके बलसेही ज्ञानकी हानि होती है मायाबलही मोहका मूल है यह मैने भलीभाँति अनुभव किया है ॥ १६ ॥ और उसमे मंगल अथवा अमङ्गल जो कुछ है वह भी जान गया हूं. हे पितः ! आपने उस दुर्घट अचिन्त्य मायाको किस प्रकार जीता है वह आप मुझसे भी कहिये ॥ १७ ॥ नारदजी बोले हे तपोधन ! मेरे इस प्रकार कहनेपर फिर पिताने मेरी चिन्ताका कारण जानकर तदनन्तर मुझसे प्रीतिपूर्ण वचनोंद्वारा कुछेक हँसकर कहा ॥ १८ ॥ ब्रह्माजी बोले हे वत्स !

देवतालोग, महात्मा, मुनि, ज्ञानी, तापस और वायुभोजी योगी भी इस मायाके जय करनेमे समर्थ नही होते ॥ १९ ॥ हे नारद मायाका बल ऐसा महत् है कि, मैं विष्णु और उमापति शम्भु इत्यादि॥ २० ॥कोई उस मायाके जाननेमें समर्थ नहीं होते कालकर्म और स्वभावादिके कारण वह महामायाही इस जगत्की सृष्टि, स्थिति और प्रलय करती है ॥ २१ ॥ हे वत्स ! तुम उसको अत्यन्त दुर्ज्ञेय जानो. हे मेधाविन् ! तुम शोक मत करो और उस मायाके महत् बलविषयमें भी आश्चर्य करना तुमको उचित नहीं है क्योंकि उसमें हम सम्पूर्ण ही मोहित हो रहे है ॥ २२ ॥ नारदजी बोले हे द्वैपायन ! पिताके मुझसे इस प्रकार कहनेपर फिर मेरा आश्चर्य दूर होगया, तदनन्तर मै पिता पद्मयोनिकी आज्ञा लेकर तीर्थोंमें विचरण करनेको निकला क्रमानुसार सम्पूर्णप्रधान प्रधानतीर्थ देखते देखते अब इसस्थानमे

नाहंतांसर्वथाज्ञातुंशक्तोमायांमहाबलाम्॥विष्णुर्ज्ञातुंनशक्तश्चतथाशंभुरुमापतिः॥२०॥दुर्ज्ञेयासामहामायासृष्टिस्थित्यंतकारिणी॥ कालकर्मस्वभावाद्यैर्निमित्तकारणैर्वृता ॥२१॥ शोकंमाकुरुमेधाविंस्तत्रमायामहाबले॥नचैवविस्मयःकार्योवयंसर्वेविमोहिताः ॥२२॥नारदउवाच॥पित्रेत्युक्तस्तदाव्यासतमापृछ्यगतस्मयः॥आगतोऽस्म्यत्रपश्यन्वैतीर्थानिचवराणिच॥२३॥ तस्मात्त्वमपिसंत्यज्यमोहंकौरवनाशजम् ॥ कालक्षयंसुखासीनःस्थानेऽस्मिन्कुरुसत्तम ॥२४॥ अवश्यमेवभोक्तव्यंकृतंकर्मशुभाशुभम्॥निश्चयंहृदयेकृत्वाविचरस्वयथासुखम्॥२५॥ व्यासउवाच॥ इत्युक्त्वानारदोराजन्गतोमांप्रतिबोध्यच॥अहंतच्चिंतयन्वाक्यंयदुक्तंमुनिनातदा ॥२६॥ स्थितःसरस्वतीतीरेकल्पेसारस्वतेवरे ॥ कालातिवाहनायैतत्कृतंभाग वतंमया॥२७॥पुराणमुत्तमंभूपसर्वसंशयनाशनम्॥नानाख्यानसमायुक्तंवेदप्रामाण्यसंश्रितम् ॥२८॥ संदेहोऽत्रनकर्तव्यःसर्वथा नृपसत्तम ॥ यथेन्द्रजालिकःकश्चित्पांचालींदारवीकरे ॥ २९ ॥

आनकर उपस्थित हुआ हूं ॥ २३ ॥अतएव हे मुनिसत्तम ! तुम भी कुरुकुलनाशजनित शोक त्याग कर इस स्थानमे परम आनन्द सहित वास कर समय बिताते रहो ॥ २४ ॥ अपने किये शुभाशुभ कर्म अवश्यही भोगने होते है. हृदयमे यह स्थिर निश्चय करके सुखपूर्वक विचरण करो ॥ २५ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन्! महर्षि नारद यह कह मुझे तत्त्वबोध उदय कराय यथेच्छ स्थानमें चले गये मै तब नारदजीके कहे उन सब वचनोंकी मनमें चिन्ता करने लगा ॥ २६ ॥ मैंने सरस्वतीके तटपर वास कर अत्युत्तम सारस्वतकल्पमे काल व्यतीत करनेके निमित्त यह देवीभागवत बनाई थी ॥ २७ ॥ यह महापुराण अत्युत्तम है इससे सम्पूर्ण संशय नष्ट होते है, क्योंकि यह वेदके प्रमाणसे रचित हैं इसमें अनेक प्रकारके उपाख्यान वर्णित है ॥ २८ ॥अतएव हे नृपवर ! इसमे कभी संदेह करना उचित नहीं है

जिसप्रकार इन्द्रजालिक मनुष्य काठकी पुतलीको हाथमें लेकर ॥२९॥ अपने इच्छानुसार नचाता है यह जगमोहिनी मायाभी ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्त देव और मनुष्यके सहित इस स्थावरजङ्गमात्मक जगत्को इसी प्रकार नचाती है. हे राजन् ! पञ्चेन्द्रिययुक्त जो मन चित्तके अनुसार वर्तता है ॥३०॥३१॥ इसमें मायाके तीनों गुण है उनको सर्वथा कारण जानना चाहिये. क्योंकि इनसेही कार्यकी उत्पत्ति है यह भलीभाँति निश्चय हुआ है ॥३२॥ तब अनेक प्रकार मायाके गुणोसे जो भिन्न भिन्न स्वभावयुक्त जीवोंकी उत्पत्ति होगी इसमे फिर क्या सन्देह है ? उस मायाके गुणसे अनेक प्रकार इसी कारण संसारमें कोई शांत कोई घोरतर मूर्ख होता है ॥ ३३ ॥ वह जब कि, मायाके गुणसे उत्पन्न है तब किस प्रकार उनको छोड सक्ता है ? जिस प्रकार तन्तुके विना वस्त्रकी उत्पत्ति

कृत्वानर्तयतेकामंस्वेच्छयावशवर्तिनीम् ॥ तथानर्तयतेमायाजगत्स्थावरजंगमम् ॥३०॥ ब्रह्मादिस्तबपर्यंतंसदेवासुरमानुषम् ॥ पंचेंद्रियसमायुक्तंमनश्चित्तानुवर्तनम् ॥ ३१ ॥ गुणास्तुकारणंराजन्सर्वेषांसर्वथात्रयः ॥ कार्यकारणसंयुक्तंभवतीतिविनिश्चयः ॥३२॥ भिन्नभिन्नस्वभावास्तेगुणामायासमुद्भवाः ॥ शांतोघोरस्तथामूढस्त्रयस्तुविविधायतः ॥ ३३ ॥ तत्समेतःपुमान्नित्यंतद्विहीनःकथंभवेत् ॥ नभवत्येवसंसारेरहितस्तंतुभिःपटः॥३४॥ तथागुणैस्त्रिभिर्हीनोनदेहीतिविनिश्चयः॥ देवदेहोमनुष्योवातिरश्चोवानराधिप ॥३५॥ गुणैर्विरहितोनस्यान्मृद्विहीनोघटोयथा॥ब्रह्माविष्णुस्तथारुद्रस्त्रयश्चामीगुणाश्रयाः ॥३६॥ कदाचित्प्रीतियुक्तास्तेतथाप्रीतियुताःपुनः॥ तथाविषादयुक्तास्तेभवंतिगुणयोगतः ॥ ॥३७॥ ब्रह्माकदाचित्सत्त्वस्थस्तदाशांतःसमाधिमान् ॥ प्रीतियुक्तोभवेत्सर्वभूतेषुज्ञानसंयुतः ॥३८॥ पुनःसत्त्वविहीनस्तुरजोगुणसमावृतः ॥ तदाभवेद्घोररूपःसर्वत्राऽप्रीतिसंयुतः ॥३९ ॥ यदातमोगुणाविष्टोबाहुल्येनभवेद्विधिः ॥ तदाविषादसंपन्नोमूढोभवतिनान्यथा ॥ ४० ॥

असंभव है ॥ ३४ ॥ इसी प्रकार इस संसारमें मायाके तीनों गुण विना मनुष्योंकी उत्पत्ति भी असंभव है यह स्थिर निश्चय जानना चाहिये, इसी प्रकार देवदेह नरदेह अथवा तिर्यग्देह हो ॥३५॥ गुणरहित होकर कोई भी उत्पन्न नहीं हो सक्ता जैसे मृत्तिकाके विना घट नहीं होता ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र यह तीनो भी तीनों गुणोका आश्रय करते है ॥ ३६ ॥ इसी कारण वह कभी प्रसन्न कभी अप्रसन्न और कभी विषादयुक्त होते हैं ॥ ३७ ॥ ब्रह्मा जब सत्त्वगुणमें स्थित होते हैं तब वह ज्ञानयुक्त और प्रीतियुक्त एवं शान्त तथा समाधिमान् होते हैं ॥ ३८ ॥ और जब सत्त्वगुण रहित तथा रजोगुण युक्त होते है तब सर्वत्र अप्रीति युक्त घोररूप धारण करते है ॥ ३९ ॥ और जब वह भलीभाँति तमोगुण युक्त होते है, तब विषादयुक्त हो मूढताको प्राप्त होते है. इसमे

सन्देह नहीं ॥ ४० ॥ माधव भी जब सत्वगुणका आश्रय करते है,तब वह शान्त प्रसन्न और ज्ञानयुक्त होते हैं॥ ४१ ॥और रजोगुणकी अधिकता होनेसे वह प्रीतिरहित होकर सब भूतोंके प्रति घोररूप धारण करते है ॥ ४२ ॥ रुद्रदेव भी जब सत्वगुण युक्त होते हैं;तब प्रसन्न और शान्त होते है और रजोगुण होनेसे वह भी फिर प्रीति छोड कर घोररूप धारण करते हैं ॥ ४३ ॥ और जब वह तमोगुणका आश्रय ग्रहण करते हैं, तब मूढ और विषादसंपन्न होते है,हे राजन् ! ब्रह्मा,विष्णु, महादेव यह भी जब गुणोके अधीन हैं ॥ ४४ ॥ तथा सूर्यवंशीय और चन्द्रवंशीय राजालोग युगयुगमें मनुआदि चौदह मन्वन्तरोंके अधिपति है॥ ॥ ४५ ॥ जब यह भी सब मायाके अधीन हुए तो अन्यान्य साधारण मनुष्यादि जीवोंके पक्षमे उस विषयका क्या कहना है ? हे नृपवर ! सुरनरादि समन्वित यह

माधवोऽपिसदासत्त्वसंश्रितःसर्वथाभवेत् ॥ यदाशांतःप्रीतियुक्तोभवेज्ज्ञानसमन्वितः ॥ ४१ ॥ सएवरजआधिक्यादप्रीतिसंयुतोभवेत् ॥
घोरश्चसर्वभूतेषुगुणाधीनोरमापतिः॥४२॥रुद्रोऽपिसत्त्वसंयुक्तःप्रीतिमाञ्छांतिमान्भवेत् ॥ रजोनिमीलितःसोऽपिघोरःप्रीतिविवर्जितः ॥४३॥
तमोगुणयुतःसोऽपिमूढोविषादयुग्भवेत्॥ एतेयदिगुणाधीनाब्रह्मविष्णुहरादयः ॥४४॥ सूर्यवंशोद्भवास्तद्वत्सोमवंशभवाअपि ॥ मन्वादयश्चये
प्रोक्ताश्चतुर्दशयुगेयुगे ॥४५॥ अन्येषांचैवकावार्तासंसारेऽस्मिन्नृपोत्तम ॥ मायाधीनंजगत्सर्वंसदेवासुरमानुषम् ॥४६॥ तस्माद्राजन्नकर्तव्यः
संदेहोऽत्रकदाचन॥देहीमायापराधीनश्चेष्टतेतद्वशानुगः॥४७॥साचमायापरेतत्त्वेसंविद्रूपेऽस्तिसर्वदा॥तदधीनाप्रेरिताचतेनजीवेषुसर्वदा॥४८॥
ततोमायाविशिष्टांतांसंविदंपरमेश्वरीम् ॥ मायेश्वरींभगवतींसच्चिदानंदरूपिणीम् ॥ ४९ ॥ ध्यायेत्तथाराधयेच्चप्रणमेच्चजपेदपि॥तेनसासदयाभू
त्वामोचयत्येवदेहिनम् ॥५०॥ स्वमायांसंहरत्येवस्वानुभूतिप्रदानतः ॥ भुवनंखलुमायास्यादीश्वरीतस्यनायिका ॥ ५१ ॥

सब जगत् मायाके अधीन है ॥४६॥ इस विषयमें कभी सन्देह नहीं करना चाहिये. संपूर्ण देहधारी मायाके अधीन हैं और मायाके वशमें होकरही सब कार्य करते है, कभी स्वाधीन होकर कार्य करनेमें समर्थ नहीं होते ॥ ४७ ॥ वही माया फिर संवितरूपसे परतत्त्वमे सदाही स्थित है. माया उन संवितरूपिणी परमेश्वरीके अधीन और उनसे प्रेरित होकरही जीवोके अन्तरमे निरन्तर समवाय संबंधसे अनुसम्बद्ध होकर रहती है ॥ ४८ ॥ अतएव कल्याणकी इच्छा करनेवाले पुरुषगण उस मायाविशिष्ट मायाकी ईश्वरी सच्चिदानन्दस्वरूपिणी परब्रह्मरूपिणी संवित् रूप भगवतीका ॥ ४९ ॥ ध्यान आराधना और सदा उनका मंत्र जप करनेसे वह उसके प्रति दयायुक्त हो अपनी माया संहार ॥ ५० ॥ और अपनी अनुभूतिप्रदानपूर्वक उस देही पुरुषको संसारके बन्धनसे छुडा देती हैं यह सम्पूर्ण भुवन मायामय है

इसी कारण वह ब्रह्मरूपिणी संवित इनकी ईश्वरी है ॥५१॥ इस कारण वह त्रैलोक्य सुन्दरी भगवती भुवनेश्वरीनामसे विख्यात हुई हैं॥हे भूमिपते!यदि जीवोंका चित्त इस संवित् रूपमें आसक्त हो ॥५२॥ तो सद् असत् रूप माया कुछभी करनेमें समर्थ नहीं होती.अतएव सच्चिदानन्दरूपिणी भुवनेश्वरीके सिवाय दूसरे कोई देवता मायाके दूर करनेमें समर्थ नहीं होते. हे राजन् । तम कभी तमोराशि नाश करनेमें समर्थ नहीं होता ॥ ५३ ॥ ५४ ॥ सूर्यप्रभा, चन्द्रप्रभा, विद्युत्प्रभा, इत्यादिही उसके नाशमें समथ होती है. अतएव मायाका गुण निवृत्त होनेके निमित्त प्रीतिपूर्वक उन मायाकी ईश्वरी स्वयंप्रभा संवितरूपिणी अम्बिकाकी ॥५५॥ आराधना करनी चाहिये. हे राजेन्द्र ! तुमने जो पूछा था वह वृत्रासुर वधादिके वृत्तान्तकी सब कथा वर्णन की ॥ ५६ ॥ अब और किस विषयके सुननेकी इच्छा करते हो? यह

भुवनेशीततःप्रोक्तादेवीत्रैलोक्यसुंदरी॥तद्रूपेयदिसक्तंस्याच्चित्तंभूमिपतेसदा ॥५२॥मायया किंभवेत्तत्रसदसद्रूपयानृप॥तस्मान्मायानिरासार्थ नान्यद्दैवतांतरम्॥५३॥समर्थंतुविनादेवींसच्चिदानंदरूपिणीम्॥तमोराशिंनाशयितुंशक्तंनैवतमोभवेत् ॥५४॥ किंतुभानुप्रभाचंद्रविद्युद्वह्निप्र भादयः॥तस्मान्मायेश्वरीमंबांस्वप्रकाशांतुसंविदम् ॥५५॥ आराधयेदतिप्रीत्यामायागुणनिवृत्तये ॥ इतिसम्यङ्मयाख्यातंवृत्रासुरवधादिकम् ॥५६॥यत्पृष्टंराजशार्दूलकिमन्यच्छ्रोतुमिच्छसि॥पूर्वार्धोऽयंपुराणस्यकथितस्तवसुव्रत॥५७॥ यत्रदेव्यास्तुमहिमाविस्तरेणोपपादितः॥एतद्रह स्यंश्रीमातुर्नदेयंयस्यकस्यचित्॥५८॥देयंभक्तायशान्तायदेवीभक्तिरतायच॥शिष्यायज्येष्ठपुत्रायगुरुभक्तियुतायच ॥५९॥ इदमखिलकथानां सारभूतं पुराणंनिखिलनिगमतुल्यंसप्रमाणानुविद्धम्॥पठतिपरमभावाद्यःशृणोतीहभक्त्यासभवतिधनवान्वैज्ञानवान्मानवोत्र ॥ ६० ॥ इतिश्री देवीभागवतेमहापुराणेषष्ठस्कंधेभगवतीमाहात्म्येएकत्रिंशोऽध्यायः॥३१॥वेदाष्टवसुभूसंख्यैः(१८८४) पद्यैर्व्यासकृतैःशुभैः ॥ देवीभागवतस्या ऽस्यषष्ठस्कंधःसमाप्तवान् ॥ १ ॥

पुराणका पूर्वभाग तुम्हारे निकट वर्णन किया ॥ ५७ ॥ जिसमें देवीकी महिमा विस्तारपूर्वक वर्णन कीगई है. यह भवानी माताका रहस्य जिस किसीको न देना चाहिये ॥ ५८ ॥ परन्तु भक्त शान्त देवीकी भक्तिमें तत्पर शिष्य ज्येष्ठपुत्र गुरुभक्तिमें तत्परको देना चाहिये ॥ ५९ ॥ यह पुराण सब कथाओंका सारभूत है यह सब शास्त्रोंकी समान सत्प्रमाणसेयुक्त है जो इसको परमभावसे पढते है सुनते है वे पुरुष धनवान् और ज्ञानवान् होते है ॥६०॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे षष्ठस्कन्धे भगवतीमाहात्म्ये प०ज्वालाप्रसादमिश्रकृतभाषाटीकायां एकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥ श्रीजगदम्बार्पणमस्तु॥ १८८४ ॥श्लोकोंमे यह षष्ठस्कंध पूर्ण हुआ॥

दोहा—श्रीमाताके पदकमल, युगल भलीविधि ध्याय । भाषा षष्ठस्कन्धकी,सुन्दर लिखी बनाय ॥ १ ॥
वसत रामगंगानिकट,नगर मुरादाबाद । भजन करत हरिको सदा, जन ज्वालापरसाद ॥ २ ॥

इदं पुस्तकं मुम्बय्यां श्रीकृष्णदासात्मजक्षेमराजश्रेष्ठिना
स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम् ) मुद्रणालये मुद्रितम् ।
संवत् १९७६ शके १८४१,

॥ इति श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते षष्ठस्कंन्धः समाप्तः ॥

॥ इति श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते पञ्चमस्कंन्धः समाप्तः ॥

परिवेष्टित हो अपने नगरकी ओर प्रस्थान किया इसके उपरान्त अपना राज्य स्त्री आत्मीय और बांधवगणोंको प्राप्त हो ॥ ४५ ॥ समुद्रसे घिरे हुए सब
पृथ्वीमण्डलको भोग करने लगे इस ओर वैश्य भी ज्ञानलाभ करतेही भलीभाँति संगरहित हो संसारसे छूटगया ॥ ४६ ॥ अनन्तर वह जीवन्मुक्त वैश्यवर
अनेकानेक तीर्थोंमे विचरण और देवीका गुणगान करते करते समय बिताने लगा ॥ ४७ ॥ हे महाराज ! मैंने आपसे देवीका परमअद्भुत चारित्र राजा और
वैश्यको देवीकी आराधनासे फलप्राप्ति ॥ ४८ ॥ दानवोंका संहार और उनके कल्याणजनक आविर्भावका सब विषय भलीभाँति वर्णन किया, हे राजन् ! आप
उन भक्तोंको अभय देनेवाली देवीका प्रभाव इसीप्रकार जानिये ॥ ४९ ॥ जो मनुष्य देवीभगवतीका चारित्र उपाख्यान सदा सुनते हैं उन श्रेष्ठमनुष्योंको संसारका
अद्भुत पवित्र सुख प्राप्त होता है ॥ ५० ॥ इस अद्भुत उपाख्यानके सुननेसे मनुष्य ज्ञान मुक्ति कीर्ति सुख और पवित्रता लाभ करनेमें समर्थ होते हैं इसमें

बुभुजेपृथिवींसर्वांततःसागरमेखलाम् ॥ वैश्योऽपिज्ञानमासाद्यमुक्तसंगःसमंततः ॥४६ ॥ कालाऽतिवाहनंतत्रमुक्तबंधश्चकारह ॥ तीर्थेषुविच
रन्गायन्भगवत्यागुणानथ ॥४७॥ एतत्तेकथितंदेव्याश्चरितंपरमाद्भुतम् ॥ आराधनफलप्राप्तिर्यथावद्भूपवैश्ययोः ॥ ४८ ॥ दैत्यानांहननंप्रोक्तं
प्रादुर्भावस्तथाशुभः ॥ एवंप्रभावासादेवीभक्तानामभयप्रदा ॥ ४९ ॥ यःशृणोतिनरोनित्यमेतदाख्यानमुत्तमम् ॥ सप्राप्नोतिनरःसत्यंसंसारसु
खमद्भुतम् ॥५०॥ ज्ञानदंमोक्षदंचैवकीर्तिदंसुखदंतथा ॥ पावनंश्रवणान्नूनमेतदाख्यानमद्भुतम्॥५१॥ अखिलार्थप्रदंनृणांसर्वधर्मसमावृतम्॥
धर्मार्थकाममोक्षाणांकारणंपरमंमतम् ॥५२॥ सूत उवाच ॥ जनमेजयेनराज्ञाऽसौपृष्टःसत्यवतीसुतः ॥ उवाचसंहितांदिव्यांव्यासःसर्वार्थतत्त्व
वित् ॥ ५३ ॥ चरितंचंडिकायास्तुशुंभदैत्यवधाश्रितम् ॥ कथयामासभगवान्कृष्णःकारुणिकोमुनिः ॥ ५४ ॥ इति वःकथितःसारः पुराणा
नांमुनीश्वराः ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यांसंहितायांपंचमस्कंधेपंचत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥
व्योमांकाभ्रद्रिसंख्यातैः २०९० श्लोकैर्व्यासेनधीमता ॥ देवीभागवतस्याऽस्यपंचमस्कंधईरितः ॥

सन्देह नहीं ॥ ५१ ॥ इस उपाख्यानमे सब धर्मोंका तत्व स्थिर हुआहै यही धर्म अर्थ काम और मोक्षका परमकारण है । विशेष कर यह मनुष्योंको सब अभीष्ट
प्रदान करता है ॥ ५२ ॥ सूतजी बोले हे ऋषियो ! राजा जन्मेजयने जब सत्यवतीतनय व्यासदेवजीसे पूँछा तब सर्वतत्वके जाननेवाले उन महर्षिने यह दिव्य
संहिता उनके निकट कीर्त्तन की थी ॥ परमकारुणिक भगवान् श्रीवेदव्यासजीने शुभाद दानवोंके वध संघटित चण्डिकाके चारित्र इस प्रकारही वर्णन किये थे,
हे मुनिवरगण । मैंने भी आपसे इस पुराणका सारसंग्रह वर्णन किया ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यां संहितायां पण्डित ज्वालाप्रसादमिश्रकृतभाषाटी
कायां पचमस्कन्धे पंचात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥ ॥ २०९०श्लोकोंमें पांचवाँ स्कंध पूर्ण हुआ । शुभमस्तु ॥

तुम अपने घर जाओ, तुम्हारे शत्रु क्षीणबल होकर अवश्य पराजित होंगे॥ ३४॥हे महाभाग!तुम्हारे मंत्रीगण आय चरणोमें गिरकर तुम्हारे वशीभूत होंगे अतएव तुम अपने नगरमें जाकर सुखसहित राज्य पालन करो ॥३५॥ हे राजन् ! इसप्रकार तुम अयुतवर्ष१००००विशाल राज्य शासनपूर्वक फिर देह त्याग सूर्यसे जन्मग्रहण कर सावर्णिनामक मनु होंगे ॥३६ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! उस पवित्र स्वभाव वैश्यने भी हाथ जोडकर उनसे कहा हे देवि !गृह, पुत्र अथवा धनसे मेरा कुछ प्रयोजन नहीं है॥ ३७॥हे जननि ! गृह, पुत्र और धन यह सब संसारके बंधनस्वरूप स्वमकी समान नाशवान् है, अतएव जिससे संसारबंधन टूटकर मुक्ति प्राप्त होती है ऐसा विशद ज्ञान मुझको दीजिये॥ ३८॥ज्ञानविहीन मूढ पामरगणही इस असार संसारसागरमें निमग्न होतेहै पण्डितलोग कभी संसारकी

मंत्रिणस्तेसमागम्यतेपतिष्यंतिपादयोः ॥ कुरुराज्यंमहाभागनगरेस्वंयथासुखम् ॥ ३५॥ कृत्वाराज्यंसुविपुलंवर्षाणामयुतंनृप ॥ देहांतेजन्म संप्राप्यसूर्याच्चभवितामनुः ॥३६॥ व्यासउवाच ॥ वैश्यस्तामप्युवाचेदंकृतांजलिपुटःशुचिः ॥ नमेगृहेणकार्यवैनपुत्रेणधनेनवा ॥३७॥ सर्वंबं धकरंमातःस्वप्नवन्नश्वरंस्फुटम् ॥ ज्ञानंमेदेहिविशदंमोक्षदंबंधनाशनम् ॥ ३८ ॥ असारेस्मिंश्चसंसारेमूढामज्जंतिपामराः ॥ पंडिताःसंतरंतीहत स्मान्नेच्छंतिसंसृतिम् ॥३९॥ व्यासउवाच ॥ तदाऽऽकर्ण्यमहामायावैश्यंप्राहपुरःस्थितम् ॥ वैश्यवर्यतवज्ञानंभविष्यतिनसंशयः ॥४०॥ इति दत्त्वावरंताभ्यांतत्रैवांतरधीयत ॥ अदर्शनंगतायांतुराजातंमुनिसत्तमम् ॥ ४१ ॥ प्रणम्यहयमारुह्यगमनायमनोदधे ॥ तदैवतस्यसचिवास्तत्रा ऽऽगत्यनृपंप्रजाः ॥ ४२ ॥ प्रणेमुर्विनयोपेतास्तमूचुःप्रांजलिस्थिताः ॥ राजंस्तेशत्रवःसर्वेपापाच्चनिहतारणे ॥ ४३ ॥ राज्यंनिष्कंटकंभूपकुरु ष्वपुरमास्थितः ॥ तच्छ्रुत्वावचनंराजानत्वातंमुनिसत्तमम् ॥ ४४ ॥ आपृच्छ्यचनिर्ययौतत्रमंत्रिभिःपरिवारितः ॥ संप्राप्यचनिजंराज्यंदा रान्स्वजनबांधवान् ॥ ४५ ॥

इच्छा नहीं करते,अतएव वही इससे पार होते हैं ॥३९॥ व्यासजी बोले हे राजन्!यह वचन सुनकर महामाया सन्मुख स्थित वैश्यसे कहने लगीं हे वैश्यवर ! तुमको ज्ञान प्राप्त होगा,इसमें सन्देह नहीं ॥४०॥ देवी उनको इसप्रकार वर देकर उसी स्थानमें अन्तर्धान होगई, देवीके अन्तर्धान होनेपर राजाने उन मुनिको ॥ ४१॥ प्रणाम कर, घोडेपर चढ घर जानेकी इच्छा की उस समय उनके मंत्रीगण और प्रजागणोंने सामने जाय॥ ४२॥विनयभावसे उनको प्रणाम कियाऔर हाथ जोड खडे होगये फिर बोले हे राजन्!शत्रुओंने अत्यन्त पापाचरण किया था,इसकारण वह सबही समरमे मृत्युको प्राप्त हुए ॥ ४३ ॥ अब आप नगरमे वास करके निष्कण्टक राज्यशासन कीजिये राजाने मंत्रियोंका इसप्रकार वचन सुननेके पीछे उन मुनिवरको प्रणाम कर ॥ ४४ ॥ अनुमति ग्रहणपूर्वक मंत्रियोंसे

परिवेष्टित हो अपने नगरकी ओर प्रस्थान किया इसके उपरान्त अपना राज्य स्त्री आत्मीय और बांधवगणोको प्राप्त हो ॥ ४५ ॥ समुद्रसे घिरे हुए सब पृथ्वीमण्डलको भोग करने लगे इस ओर वैश्य भी ज्ञानलाभ करतेही भलीभाँति संगरहित हो संसारसे छूटगया ॥ ४६ ॥ अनन्तर वह जीवन्मुक्त वैश्यवर अनेकानेक तीर्थोंमें विचरण और देवीका गुणगान करते करते समय बिताने लगा ॥ ४७ ॥ हे महाराज ! मैंने आपसे देवीका परमअद्भुत चारित्र राजा और वैश्यको देवीकी आराधनासे फलप्राप्ति ॥ ४८ ॥ दानवोंका संहार और उनके कल्याणजनक आविर्भावका सब विषय भलीभाँति वर्णन किया; हे राजन् ! आप उन भक्तोंको अभय देनेवाली देवीका प्रभाव इसीप्रकार जानिये ॥ ४९ ॥ जो मनुष्य देवीभगवतीका चारित्र उपाख्यान सदा सुनते हैं उन श्रेष्ठमनुष्योंको संसारका अद्भुत पवित्र सुख प्राप्त होता है ॥ ५० ॥ इस अद्भुत उपाख्यानके सुननेसे मनुष्य ज्ञान मुक्ति कीर्ति सुख और पवित्रता लाभ करनेमें समर्थ होते हैं इसमें सन्देह नहीं ॥ ५१ ॥ इस उपाख्यानमें सब धर्मोंका तत्व स्थिर हुआहै यही धर्म अर्थ काम और मोक्षका परमकारण है । विशेष कर यह मनुष्योंको सब अभीष्ट प्रदान करता है ॥ ५२ ॥ सूतजी बोले हे ऋषियो ! राजा जन्मेजयने जब सत्यवतीतनय व्यासदेवजीसे पूँछा तब सर्वतत्वके जाननेवाले उन महर्षिने यह दिव्य संहिता उनके निकट कीर्त्तन की थी ॥ परमकारुणिक भगवान् श्रीवेदव्यासजीने शुभाद दानवोंके वध संघटित चण्डिकाके चारित्र इस प्रकारही वर्णन किये थे, हे मुनिवरगण ! मैंने भी आपसे इस पुराणका सारसंग्रह वर्णन किया ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यां संहितायां पण्डित ज्वालाप्रसादमिश्रकृतभाषाटीकायां पंचमस्कन्धे पंचात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥ ॥ २०९०श्लोकोंमें पाँचवाँ स्कंध पूर्ण हुआ । शुभमस्तु ॥

बुभुजेपृथिवींसर्वांततःसागरमेखलाम् ॥ वैश्योऽपिज्ञानमासाद्यमुक्तसंगःसमंततः ॥४६ ॥ कालाऽतिवाहनंतत्रमुक्तबंधश्चकारह ॥ तीर्थेषुविचरन्गायन्भगवत्यागुणानथ ॥४७॥ एतत्तेकथितंदेव्याश्चरितंपरमाद्भुतम् ॥ आराधनफलप्राप्तिर्यथावद्भूपवैश्ययोः ॥ ४८ ॥ दैत्यानांहननंप्रोक्तंप्रादुर्भावस्तथाशुभः ॥ एवंप्रभावासादेवीभक्तानामभयप्रदा ॥ ४९ ॥ यःशृणोतिनरोनित्यमेतदाख्यानमुत्तमम् ॥ सप्राप्नोतिनरःसत्यंसंसारसुखमद्भुतम् ॥५०॥ ज्ञानदंमोक्षदंचैवकीर्तिदंसुखदंतथा ॥ पावनंश्रवणान्नूनमेतदाख्यानमद्भुतम्॥५१॥ अखिलार्थप्रदंनृणांसर्वधर्मसमावृतम्॥ धर्मार्थकाममोक्षाणांकारणंपरमंमतम् ॥५२॥ सूत उवाच ॥ जनमेजयेनराज्ञाऽसौपृष्टःसत्यवतीसुतः ॥ उवाचसंहितांदिव्यांव्यासःसर्वार्थतत्त्ववित् ॥ ५३ ॥ चरितंचंडिकायास्तुशुंभदैत्यवधाश्रितम् ॥ कथयामासभगवान्कृष्णःकारुणिकोमुनिः ॥ ५४ ॥ इति वःकथितःसारः पुराणानांमुनीश्वराः ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यांसंहितायांपंचमस्कंधेपंचत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥
व्योमांकाभ्रद्रिसंख्यातैः २०९० श्लोकैर्व्यासेनधीमता ॥ देवीभागवतस्याऽस्यपंचमस्कंधईरितः ॥

दुःखित मनसे समय व्यतीत करते थे किन्तु इस समय मुनिके इसप्रकार वचन सुन अत्यन्त प्रसन्न हुए और अत्यन्त विनयसहित मस्तक झुकाकर प्रणाम किया ॥ ॥ १ ॥ तब उनका अन्तःकरण भक्तिरससे अभिषिक्त और दोनों नेत्र प्रफुल्लित होगये तब वचन कहनेमें चतुर शान्तस्वभाव वैश्य तथा राजा दोनोंही हाथ जोड कर उनसे कहने लगे ॥ २॥ हे महाभाग ! हम दीन और शोकयुक्त हो शान्तभावसे आपके आश्रममें थे. किन्तु भगीरथने जिसप्रकार गंगाद्वारा जगत्को पवित्र किया था, इसीप्रकार आज आपने भी हमको परमपावन वचनोंसे पवित्र किया ॥ ३ ॥ स्वाभाविक गुणग्रामसे विभूषित साधुजन पराये उपकारमें निरत हो सब देहधारियोंको जिससे सुख हो वही कार्य करते हैं॥ ४॥हे महाभाग ! हमको निस्सन्देह पूर्वजन्मके किये हुए पुण्यसे आपका यह पवित्र आश्रम प्राप्त हुआ था और इसीकारण आज हमारे अत्यन्त क्लेश दूर हुए॥ ५॥इस पृथ्वीके ऊपर स्वार्थसाधनमें तत्पर अनेक मनुष्य दिखाई देते है, किन्तु जो पराये हितका साधन करनेमें

हर्षेणोत्फुल्लनयनावूचतुर्वाक्यकोविदौ ॥ कृतांजलिपुटौशांतौभक्तिप्रवणचेतसौ ॥ २ ॥ भगवन्पावितावद्यशांतौदीनौशुचान्वितौ ॥ तवसूक्त सरस्वत्यागंगयेवभगीरथः ॥ ३ ॥ साधवःसंभवतीहपरोपकृतितत्पराः ॥ अकृत्रिमगुणारामाःसुखदाःसर्वदेहिनाम् ॥ ४ ॥ पूर्वपुण्यप्रसंगेनप्रा प्तोऽयमाश्रमःशुभः ॥ तवाऽऽवाभ्यांमहाभागमहादुःखविनाशकः॥५॥ भवंतिमानवाभूमौबहवःस्वार्थतत्पराः ॥ परार्थसाधनेदक्षाःकेचित्क्वापि भवादृशाः ॥ ६ ॥ दुःखितोऽहंमुनिश्रेष्ठवैश्योऽयंचाऽतिदुःखितः ॥ उभौसंसारसंतप्तौतवाऽऽश्रमपदेमुदा ॥ ७ ॥ दर्शनादेवहेविद्वन्गतंदुःखमि हाऽऽवयोः ॥ देहजंमानसंवाक्यश्रवणादेवसांप्रतम् ॥ ८ ॥ धन्यावावांकृतकृत्यौजातौसूक्तिसुधारसात् ॥ पावितौभवताब्रह्मन्कृपयाकरुणा र्णव ॥ ९ ॥ गृहाणाऽस्मत्करौसाधोनयपारंभवार्णवे ॥ मग्नौश्रांतावितिज्ञात्वामंत्रदानेनसांप्रतम् ॥१०॥ तपःकृत्वाऽतिविपुलंसमाराध्यसुखप्र दाम् ॥ संप्राप्यदर्शनंभूयोयास्यावोनिजमंदिरम् ॥ ११ ॥

समर्थ हों ऐसे आपकी समान पुरुष कदाचित्ही दिखाई देते हैं ॥ ६ ॥ हे मुनिवर ! मै तो दुःखी हूं ही, परन्तु मुझसे भी अधिक यह वैश्य दुःखी है, हम दोनोंही संसारतापसे तापित हो शान्तिलाभके लिये प्रसन्न मनसे आपके आश्रममें आये थे ॥ ७ ॥ और इस स्थानमें आये केवल आपके दर्शन करनेसेही हमारे दैहिक दुःख दूर होगये. किन्तु अब आपके मनोहर वचन सुननेसे हमारा सब मानसिक क्लेश भी दूर होगया ॥ ८ ॥ हे ब्रह्मन् ! आपके अमृतकी समान वचनोंसे अभिषिक्त हो हम धन्य और कृतकृत्य हुए. हे करुणासागर ! अधिक और क्या कहें,आपने ही कृपा करके आज हमको पवित्र किया है ॥ ९ ॥ हे साधो ! हम भवसागरमें निमग्न होकर थक गये है,आप यह जान मंत्रदान पूर्वक हमारा हाथ पकडकर संसारसागरसे पार ले चलिये॥ १०॥पहिले हम अत्यन्त विपुल तपस्या

करके सुख देनेवाली भगवतीकी आराधना करेंगे फिर उनका दर्शन लाभ कर तब अपने घरको जायँगे ॥ ११ ॥ इस समय आपके मुखमंडलसे देवीका नवाक्षर मंत्रलाभ कर नवरात्रिव्रत अवलंबन पूर्वक निराहार उनका स्मरण करेंगे ॥ १२ ॥ व्यासजी बोले वैश्य और राजाके इसप्रकार प्रार्थना करनेपर मुनिसत्तम सुमेधाने उनको ध्यान और बीजसहित वह मंगलदायक मंत्र दिया ॥ १३ ॥ अनन्तर वह वैश्य और राजा मुनिसे मंत्रके ऋषि बीज छन्द शक्ति और देवता प्राप्त कर गुरुको आमंत्रण पूर्वक उसकी आज्ञा ले पवित्र नदीके तटपर गये ॥ १४ ॥ अत्यन्त कृशो दर स्थिरबुद्धि वैश्य और राजा वहां एकान्त निर्जन स्थानमे आसन ग्रहण कर उसके ऊपर विराजमान हुए ॥ १५ ॥ उस शान्तचित्त वैश्य और राजाने देवीके ध्यानमें निमग्न हो उनका मंत्र जप और तीनों चारित्रोका पाठ करते २ उसी स्थानमें एक महीना बिताया ॥ १६ ॥ केवल इस

वदनात्तवसंप्राप्यदेवीमंत्रंनवाक्षरम् ॥ स्मरणंचकरिष्यावोनिराहारौधृतव्रतौ ॥१२॥ व्यासउवाच ॥ इतिसंचोदितस्ताभ्यांसुमेधामुनिसत्तमः॥ ददौमंत्रंशुभंताभ्यांध्यानबीजपुरःसरम् ॥१३॥ तौचप्राप्यमुनेर्मंत्रंसंमंत्र्यगुरुदैवतौ ॥ जग्मतुर्वैश्यराजानौनदीतीरमनुत्तमम्॥१४॥एकांतेविज नेस्थानेकृत्वासनपरिग्रहम् ॥ उपविष्टौस्थिरप्रज्ञौतावतीवकृशोदरौ ॥१५॥ मंत्रजाप्यरतौशांतौचारित्रत्रयपाठकौ ॥ निन्यतुर्मासमेकंतुतत्रध्या नपरायणौ॥१६॥तयोर्मासव्रतेनैवजाताप्रीतिरनुत्तमा ॥ पादांबुजेभवान्यास्तुस्थिराबुद्धिस्तथाप्यलम् ॥१७॥ कदाचित्पादयोर्गत्वामुनेस्तस्य महात्मनः ॥ कृतप्रणामावागत्यतस्थतुश्चकुशासने ॥१८॥ नान्यकार्यपरौक्वापिबभूवतुःकदाचन॥देवीध्यानपरौनित्यंजपमंत्ररतौसदा॥१९॥ एवंजातेतदापूर्णेतत्रसंवत्सरेनृप ॥ बभूवतुःफलाहारंत्यक्त्वापर्णाशनौनृप॥२०॥वर्षमेकंतपस्तत्रचक्रतुर्वैश्यपार्थिवौ॥शुष्कपर्णाशनौदांतौजपध्या नपरायणौ ॥२१॥ पूर्णेवर्षद्वयेजातेकदाचिद्दर्शनंचतौ ॥ प्रापतुःस्वप्नमध्येतुभगवत्यामनोहरम् ॥२२॥ रक्तांबरधरांदेवींचारुभूषणभूषिताम् ॥ कदाचिन्नृपतिःस्वप्नेऽप्यपश्यज्जगदंबिकाम् ॥ २३॥ वीक्ष्यस्वप्नेचतौदेवींप्रीतियुक्तौबभूवतुः ॥ जलाहारैस्तृतीयेतुस्थितौसंवत्सरेतुतौ ॥ २४ ॥

महीनेही व्रतका अनुष्ठान करनेसे उनको भगवतीके चरणकमलोंमें अत्यन्त अनुराग उत्पन्न हुआ विशेष कर उनकी मति अतिस्थिर होगयी ॥ १७ ॥ वह इस समय अन्यकार्यमें रत नहीं होते,केवल प्रति दिन एक बार महात्मा मुनिवरके चरणकमलोंके सन्मुख जाय और उनको प्रणाम प्रत्यागमन पूर्वक अपने अपने कुशासन पर बैठते और देवीके ध्यानमें निमग्न हो सदा मंत्र जप कार्यमे निरत रहते ॥ १८ ॥ १९ ॥ हे राजन् ! इसप्रकार एक संवत्सरके पूर्ण होनेपर फिर उन्होंने फलाहार त्याग कर पत्ते भक्षण करना प्रारंभ किया ॥ २० ॥ इस प्रकार उन दोनोंने तप और ध्यानमें निरत हो सूखे पत्ते भक्षण कर वहां एक वर्ष तपस्या करी ॥ २१ ॥ हे महाराज ! इन दो वर्षोंके पूर्ण होनेपर वह राजा और वैश्य किसी समय स्वप्नमें भगवतीका मनोहर दर्शन प्राप्त करते हुए ॥ २२ ॥ वह राजा और वैश्य किसी समय भूषणोंसे भूषित लाल वस्त्र धारे अम्बिका देवीको ॥ २३ ॥ स्वप्नमें देखकर दोनोंही अत्यन्त प्रसन्न हुए,

और फिर जलाहारसे तीसरे वर्ष तप किया ॥ २४ ॥ इसप्रकार तीन वर्ष तपस्या करके भी जब प्रत्यक्ष दर्शन नेंहा पाया, तब वैश्य और राजा देवीके दर्शनकी इच्छासे मनहीमनमें चिन्ता करने लगे ॥ २५ ॥ कि जिससे मनुष्योंको परम श्रेय प्राप्त होता है, हमको उनका प्रत्यक्ष दर्शन प्राप्त नहीं हुआ अतएव अब हम अत्यन्त दुःखसे कातर होकर प्राणत्याग करेंगे ॥ २६ ॥ राजाने मनमें इसप्रकार चिन्ता करके एक हाथका बराबर सुंदर दृढ एक त्रिकोण कुण्ड बनाया ॥२७॥ और उसमें अग्निस्थापन करके अत्यन्त भक्तिपूर्वक अपने गात्रसे वारंवार मांस काटकर होम करने लगा॥ २८॥तब वैश्य भी इसीप्रकार अग्निस्थापन कर जलतीहुई अग्निमें अपने मांसको डालने लगा.हे महाराज ! इसप्रकार वे दोनों ही उत्साहित हो देवीको रुधिरकी बलि देने लगे॥ २९॥तब भगवती उनकोअत्यन्त

एवंवर्षत्रयकृत्वाततस्तौवैश्यपार्थिवौ॥चक्रतुस्तौतदाचिंतांचित्तेदर्शनलालसौ ॥२५॥ प्रत्यक्षदर्शनंदेव्यानप्राप्तंशांतिदंनृणाम्।देहत्यागंकरिष्यावोदुःखितौभृशमातुरौ ॥२६॥ इतिसंचिंत्यमनसाराजाकुंडंचकारदृ ॥ त्रिकोणंसुस्थिरंसौम्यंहस्तमात्रप्रमाणतः ॥ २७ ॥ संस्थाप्यपावकंराजा तथावैश्योऽतिभक्तिमान् ॥ जुहावाऽसौनिजंमांसंछित्त्वाछित्त्वापुनःपुनः ॥२८॥ तथावैश्योऽपिदीप्तेग्नौस्वमांसंप्राक्षिपत्तदा ॥ रुधिरेणबलिंचाऽस्यैददतुस्तौकृतोद्यमौ ॥२९॥ तदाभगवतीदत्त्वाप्रत्यक्षंदर्शनंतयोः ॥ प्राहप्रीतिभरोद्भ्रांतौदृष्ट्वातौदुःखितौभृशम् ॥३०॥ श्रीदेव्युवाच ॥ वरंवरयभोराजन्यत्तेमनसिवांछितम् ॥ तुष्टाऽहंतपसातेऽद्यभक्तोऽसित्वंमतोमम ॥ ३१ ॥ वैश्यंप्राहतदादेवीप्रसन्नाऽहंमहामते ॥ किंतेऽभीष्टंददाम्यद्यप्रार्थयाऽऽशुमनोगतम् ॥ ३२ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंराजातामुवाचमुदान्वितः ॥ देहिमेऽद्यनिजंराज्यंहतशत्रुबलंबलात् ॥३३॥ तमुवाचतदादेवीगच्छराजन्निजंगृहम् ॥ शत्रवःक्षीणसत्त्वास्तेगमिष्यंतिपराजिताः ॥ ३४ ॥

दुःखित और भक्तिरसमें व्याकुलचित्त देख प्रत्यक्ष दर्शन देकर कहने लगी॥ ३०॥देवी बोली हे राजन्!तुम मेरे परमप्रिय भक्त हो मै तुम्हारी तपस्यासे संतुष्ट हुई हूं अतएव तुम्हारे मनमें जो इच्छा हो वह प्रार्थना करो मैं तुमको वही वर दूंगी ॥ ३१ ॥ फिर उन्होने वैश्यसे भी कहा हे महामते ! मै प्रसन्न हुई, अतएव तुम्हारी क्या इच्छा है ? शीघ्र कहो मैं अब तुमको अभीष्ट वर दूंगी ॥३२ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! राजा सुरथ देवीके इस प्रकार वचन सुन, आनन्दित होकर उनसे कहने लगे हे देवी ! बलपूर्वक शत्रुओंको मारकर अभी अपने राज्यको प्राप्त करूं मुझको यही वर दीजिये ॥ ३३॥ तब देवीने उनसे कहा हे राजन्!

तुम अपने घर जाओ, तुम्हारे शत्रु क्षीणवल होकर अवश्य पराजित होंगे॥ ३४ ॥हे महाभाग!तुम्हारे मंत्रीगण आय चरणोंमें गिरकर तुम्हारे वशीभूत होंगे अतएव तुम अपने नगरमें जाकर सुखसहित राज्य पालन करो ॥३५॥ हे राजन् ! इसप्रकार तुम अयुतवर्ष१००००विशाल राज्य शासनपूर्वक फिर देह त्याग सूर्यसे जन्मग्रहण कर सावर्णिनामक मनु होगे ॥३६ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! उस पवित्र स्वभाव वैश्यने भी हाथ जोडकर उनसे कहा हे देवि !गृह, पुत्र अथवा धनसे मेरा कुछ प्रयोजन नहीं है॥३७॥हे जननि ! गृह, पुत्र और धन यह सब संसारके बंधनस्वरूप स्वप्नकी समान नाशवान् हैं, अतएव जिससे संसारबंधन टूटकर मुक्ति प्राप्त होती है ऐसा विशद ज्ञान मुझको दीजिये॥ ३८ ॥ज्ञानविहीन मूढ पामरगणही इस असार संसारसागरमें निमग्न होतेहै पण्डितलोग कभी संसारकी

मंत्रिणस्तेसमागम्यतेपतिष्यंतिपादयोः ॥ कुरुराज्यंमहाभागनगरेस्वंयथासुखम् ॥ ३५॥ कृत्वाराज्यंसुविपुलंवर्षाणामयुतंनृप ॥ देहांतेजन्म संप्राप्यसूर्याच्चभवितामनुः ॥३६॥ व्यासउवाच ॥ वैश्यस्तामप्युवाचेदंकृतांजलिपुटःशुचिः ॥ नमेगृहेणकार्यवैनपुत्रेणधनेनवा ॥३७॥ सर्वंबं धकरंमातःस्वप्नवन्नश्वरंस्फुटम् ॥ ज्ञानंमेदेहिविशदंमोक्षदंबंधनाशनम् ॥ ३८ ॥ असारेस्मिंश्चसंसारेमूढामज्जंतिपामराः ॥ पंडिताःसंतरंतीहत स्मान्नेच्छंतिसंसृतिम् ॥३९॥ व्यासउवाच ॥ तदाऽऽकर्ण्यमहामायावैश्यंप्राहपुरःस्थितम् ॥ वैश्यवर्यतवज्ञानंभविष्यतिनसंशयः ॥४०॥ इति दत्त्वावरंताभ्यांतत्रैवांतरधीयत ॥ अदर्शनंगतायांतुराजातंमुनिसत्तमम् ॥ ४१ ॥ प्रणम्यहयमारुह्यगमनायमनोदधे ॥ तदैवतस्यसचिवास्तत्रा ऽऽगत्यनृपंप्रजाः ॥ ४२ ॥ प्रणेमुर्विनयोपेतास्तमूचुःप्रांजलिस्थिताः ॥ राजंस्तेशत्रवःसर्वेपापाच्चनिहतारणे ॥ ४३ ॥ राज्यंनिष्कंटकंभूपकुरु ष्वपुरमास्थितः ॥ तच्छ्रुत्वावचनंराजानत्वातंमुनिसत्तमम् ॥ ४४ ॥ आपृच्छ्यनिर्ययौतत्रमंत्रिभिःपरिवारितः ॥ संप्राप्यचनिजंराज्यंदा रान्स्वजनबांधवान् ॥ ४५ ॥

इच्छा नहीं करते,अतएव वही इससे पार होते हैं ॥३९॥ व्यासजी बोले हे राजन्!यह वचन सुनकर महामाया सन्मुख स्थित वैश्यसे कहने लगीं हे वैश्यवर ! तुमको ज्ञान प्राप्त होगा,इसमें सन्देह नहीं ॥४०॥ देवी उनको इसप्रकार वर देकर उसी स्थानमें अन्तर्धान होगई, देवीके अन्तर्धान होनेपर राजाने उन मुनिको ॥ ४१॥ प्रणाम कर, घोडेपर चढ घर जानेकी इच्छा की उस समय उनके मंत्रीगण और प्रजागणोंने सामने जाय॥ ४२॥विनयभावसे उनको प्रणाम कियाऔर हाथ जोड खडे होगये फिर बोले हे राजन्!शत्रुओंने अत्यन्त पापाचरण किया था,इसकारण वह सबही समरमें मृत्युको प्राप्त हुए ॥ ४३ ॥ अब आप नगरमे वास करके निष्कण्टक राज्यशासन कीजिये राजाने मंत्रियोका इसप्रकार वचन सुननेके पीछे उन मुनिवरको प्रणाम कर ॥ ४४ ॥ अनुमति ग्रहणपूर्वक मंत्रियोंसे

हे राजन् ! आप इसी विधिके अनुसार चण्डिकाकी भलीभांति आराधना कीजिये तो उनके प्रसादसे सब शत्रुओंको पराजित करके अकंटक अतिउत्तम राज्यको प्राप्त होगे और अपने घर पुत्र व स्त्रीके सहित मिलकर इस देहमें ही पुनर्वार परमसुख लाभ कर सकेंगे इसमें सन्देह नहीं ॥३६॥३७॥ हे वैश्यवर ! जो इच्छा मात्रसे ही सृष्टि और संहार करतीं है जिनकी पूजा करनेसे सब अभिलाषा पूर्ण होती हैं तुमभी उन्हीं विश्वेश्वरी महामायाकी आराधना करो ॥३८॥ तो तुम घर जाकर अभिलषित सांसारिक सुखको प्राप्त हो स्वजनोंके मान्य होगे ॥ ३९ ॥ और फिर अन्तम पवित्र देवीलोकमें वास पाओगे, इसमें संशय नहीं. क्योंकि जो भगवतीकी आराधना नहीं करते, वही नरकमें जातेहै ॥४०॥ और अधिकतर इस लोकमे अनेक प्रकारके रोगोंसे वारंवार पीडित होकर सदा क्लेश भोगते हैं जो

अनेनविधिनाराजन्समाराधयचंडिकाम् ॥ जित्वारिपूनस्खलितंराज्यंप्राप्स्यत्यनुत्तमम् ॥३६ ॥ सुखंचपरमंभूपदेहेऽस्मिन्स्वगृहेपुनः ॥ पुत्र दारान्समासाद्यलप्स्यसेनाऽत्रसंशयः ॥ ३७ ॥ वैश्योत्तमत्वमेवाऽद्यसमाराधयकामदाम् ॥ देवीविश्वेश्वरींमायांसृष्टिसंहारकारिणीम् ॥ ३८ ॥ स्वजनानांचमान्यस्त्वंभविष्यसिगृहेगतः ॥ सुखंसांसारिकंप्राप्ययथाभिलषितंपुनः ॥३९॥ देवीलोकेशुभेवासोभवितातेनसंशयः ॥ नाऽऽरा धिताभगवतीयैस्तेनरकभागिनः ॥ ४० ॥ इहलोकेऽतिदुःखार्तानानारोगैःप्रपीडिताः ॥ भवंतिमानवाराजञ्छत्रुभिश्चपराजिताः ॥ ४१ ॥ निष्कलत्राह्यपुत्राश्चतृष्णार्ताःस्तब्धबुद्धयः ॥ बिल्वीदलैःकरवीरैःशतपत्रैश्चचंपकैः ॥४२॥ अर्चिताजगतांधात्रीयैस्तेऽतीवविलासिनः ॥ भवं तिकृतपुण्यास्तेशक्तिभक्तिपरायणाः ॥ ४३ ॥ धनविभवसुखाढ्यामानवामानवंतःसकलगुणगणानांभाजनंभारतीशाः ॥ निगमपठितमंत्रैः पूजितायैर्भवानीनृपतितिलकमुख्यास्तेभवंतीहलोके॥४४॥इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेपंचमस्कंधेचतुस्त्रिंशोऽध्यायः ॥३४॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वादुःखितौवैश्यपार्थिवौ ॥ प्रणिपत्यमुनिंप्रीत्याप्रश्रयावनतौभृशम् ॥ १ ॥

मनुष्य देवीकी पूजासे विमुख हैं वही मनुष्य शत्रुसे पराभूत ॥ ४१ ॥ स्त्रीपुत्रविहीन, जडबुद्धि और तृष्णासे कातर होकर क्लेश भोग करते हैं और जो बिल्वदल करवीर, ( कनेर ) शतपत्र (कमल) और चम्पककुसुमद्वारा ॥४२॥ जगद्धात्रीकी पूजा करते हैं वह पुण्यवान् देवीभक्तिपरायण मनुष्यही अतिशय विलासी होतेहै, ॥४३॥ हे महाराज ! अधिक और क्या कहूँ ? जिन्होंने निगम शास्त्र अनुमोदित मंत्रसे भगवतीकी पूजा करी है वे मनुष्यही इस लोकमें धन और विभव सुखसे पूर्ण होकर संसारमें सन्मानके भाजन होते हैं फलतः वह संपूर्ण गुणग्रामके एकमात्र आश्रय होकर इस लोकके मध्य राजाओमें अग्रणी होते हैं ॥ ४४ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पञ्चमस्कन्धे भाषाटीकायां चतुस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३४ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! राजा सुरथ और वैश्यवर समाधि अत्यन्त

विधानानुसार उसके ऊपर कलश स्थापन करै ॥२३॥ पूर्वोक्त नियमानुसार सुन्दर यंत्र निर्माण करके उसके ऊपर कलश रक्खे और कलशके चारों ओर वेष्टन करके सुन्दर यव बिखेरै ॥२४॥ पूजास्थानका ऊपरीभाग चन्द्रातप और पुष्पमालासे सुशोभित करके चण्डिकाके गृहमें धूप और दीप प्रदान करे ॥ २५ ॥ हे महाराज ! अपनी शक्तिके अनुसार उस पूजागृहमें भगवती देवीकी प्रातःकाल, मध्याह्नकालमें पूजा करनी चाहिये किन्तु किसीप्रकार वित्तकी शठता वा कृपणता करना उचित नहीं है ॥ २६ ॥ वहां धूप, दीप, मनोहर नैवेद्य, पुष्प और नानाप्रकारके फल उपहारमें देकर उनकी पूजा करै. विशेष कर स्तोत्रपाठ, वेदपारायण, गीत वाद्य और अनेक प्रकारके बाजोंद्वारा उत्सव करना चाहिये ॥ २७ ॥ अधिकतर चन्दन भूषण वस्त्र अनेक भाँतिके खाद्य सुगंधित तेल और मनोहर मालासे यथाविधि कुमारीकी पूजा करनी ॥२८॥२९॥ इसप्रकार उनकी पूजा करके अष्टमी वा नवमी तिथिमें पूर्वोक्त होमद्रव्यसे विधानानुसार होम करावे ॥३०॥ अंतमें

यंत्रंसुरुचिरंकृत्वास्थापयेत्कलशोपरि ॥ वापयित्वायवांश्चारून्पार्श्वतःपरिवर्तितान् ॥२४॥ कृत्वोपरिवितानंचपुष्पमालासमावृतम् ॥ धूपदीपसुसंयुक्तंकर्तव्यंचंडिकागृहम् ॥२५॥ त्रिकालंतत्रकर्तव्यापूजाशक्त्यनुसारतः ॥ वित्तशाठ्यंनकर्तव्यंचंडिकायाश्चपूजने॥२६॥ धूपैर्दीपैःसुनैवेद्यैःफलपुष्पैरनेकशः ॥ गीतवाद्यैःस्तोत्रपाठैर्वेदपारायणैस्तथा ॥ २७॥ उत्सवस्तत्रकर्तव्योनानावादित्रसंयुतैः ॥ कन्यकानांपूजनंचविधेयंविधिपूर्वकम् ॥२८॥ चंदनैर्भूषणैर्वस्त्रैर्भक्ष्यैश्चविविधैस्तथा ॥ सुगंधतैलमाल्यैश्चमनसोरुचिकारकैः ॥२९॥ एवंसंपूजनंकृत्वाहोमंमंत्रविधानतः ॥ अष्टम्यांवानवम्यांवाकारयेद्विधिपूर्वकम् ॥३०॥ ब्राह्मणान्भोजयेत्पश्चात्पारणंदशमीदिने ॥ कर्तव्यंशक्तितोदानंदेयंभक्तिपरैर्नृपैः॥३१॥ एवंयःकुरुतेभक्त्यानवरात्रव्रतंनरः॥नारीवासधवाभक्त्याविधवावापतिव्रता॥३२॥इहलोकेसुखंभोगान्प्राप्नोतिमनसेप्सितान् ॥ देहांतेपरमंस्थानंप्राप्नोतिव्रततत्परः ॥३३॥ जन्मांतरेंबिकाभक्तिर्भवत्यव्यभिचारिणी ॥ जन्मोत्तमकुलेप्राप्यसदाचारोभवेद्विसः ॥ ३४ ॥ नवरात्रव्रतंप्रोक्तंव्रतानामुत्तमंव्रतम् ॥ आराधनंशिवायास्तुसर्वसौख्यकरंपरम् ॥ ३५ ॥

विधिपूर्वक ब्राह्मणभोजन कराकर दशमीके दिन स्वयं पारण करै फिर भक्तिमे तत्पर होकर अपनी शक्तिके अनुसार ब्राह्मणोंको अनेक वस्त्रदान करै ॥ ३१ ॥ हे महाराज ! इसप्रकार भक्तिसहित जो कोई पुरुष वा जो कोई पतिव्रता साध्वी या विधवा नारी उक्त विधिके अनुसार नवरात्र व्रतका अनुष्ठान करते हैं ॥ ३२ ॥ वह इस लोकमें मनकी सब अभिलषित वस्तु भोगकर असीम सुख पाते है और देहके अन्तमें परमस्थानको प्राप्त होते हैं ॥३३॥ और यदि किसी कारणसे जन्म ग्रहण करना पडे तो जन्मान्तरमें वह मनुष्य उत्तम कुलमें जन्म पाकर सदाचारसंपन्न होता है और अम्बिकाके प्रति उसकी अचला भक्ति होती है ॥ ३४ ॥ हे महाराज ! मैंने आपसे इस नवरात्रव्रतकी विधि कही यह सब व्रतोंसे उत्तम है. इससे महामाया शिवाकी आराधनाके कारण परमसुख प्राप्त होता है ॥ ३५ ॥

जप समापनपूर्वक नित्य देवीके चारित्रत्रयमूलक चण्डीपाठ करके फिर देवीको विसर्जन करै. हे नरनाथ ! मनुष्योंको शास्त्रकी विधिके अनुसार अवश्य नवरात्रिव्रत करना चाहिये ॥ १२ ॥ जो मंगलकी इच्छा करै उनको आश्विन और चैत्रमासके शुक्लपक्षमें नवरात्रिव्रतका उपवास करना अवश्य कर्त्तव्य है ॥ १३ ॥ जिस मंत्रका जप करै उसी मंत्रसे सुसंस्कृत पायसमें घृत मधु और शर्करा मिलाकर बहुसंख्यक होम करै ॥ १४ ॥ अथवा छागमांस या पवित्र बिल्वपत्र लाल करवीरका पुष्प अथवा शर्करामिश्रित तिलद्वारा होम करै ॥ १५ ॥ प्रति तिथिमेंही पूजाके विधिकी व्यवस्था होनेपर भी अष्टमी नवमी और चतुर्दशीमें देवीकी पूजा करके ब्राह्मणोको भोजन कराना चाहिये ॥ १६ ॥ हे नरनाथ ! इसप्रकार महादेवीकी पूजा करनेसे निर्धन मनुष्य धन पाता है रोगी रोगसे छूट जाता है और अपुत्र मनुष्य वशवर्त्ती और गुणवान् पुत्र प्राप्त करता है ॥ १७ ॥ राजा राज्यभ्रष्ट हों तो देवीकी पूजा करनेसे सार्वभौमराज्यको प्राप्त होते

आश्विनेचतथाचैत्रेशुक्लेपक्षेनराधिप ॥नवरात्रोपवासोवैकर्तव्यःशुभमिच्छता ॥१३॥ होमःसुविपुलःकार्योजप्यमंत्रैःसुपायसैः॥शर्करघृतमिश्रैश्चमधुयुक्तैःसुसंस्कृतैः ॥१४॥ छागमांसेनवाकार्योबिल्वपत्रैस्तथाशुभैः ॥ हयारिकुसुमैरक्तैस्तिलैर्वाशर्करायुतैः ॥१५॥ अष्टम्यांचचतुर्दश्यांनवम्यांचविशेषतः ॥ कर्तव्यंपूजनंदेव्याब्राह्मणानांचभोजनम् ॥ १६ ॥ निर्धनोधनमाप्नोतिरोगीरोगात्प्रमुच्यते ॥ अपुत्रोलभतेपुत्राञ्छुभांश्चवशवर्तिनः ॥१७॥ राज्यभ्रष्टोनृपोराज्यंप्राप्नोतिसार्वभौमिकम् ॥ शत्रुभिःपीडितोहंतिरिपुंमायाप्रसादतः ॥ १८ ॥ विद्यार्थीपूजनंयस्तुकरोतिनियतेंद्रियः ॥ अनवद्यांशुभांविद्यांविंदतेनाऽत्रसंशयः ॥१९॥ ब्राह्मणःक्षत्रियोवैश्यःशूद्रोवाभक्तिसंयुतः ॥ पूजयेज्जगतांधात्रींससर्वसुखभाग्भवेत् ॥२०॥ नवरात्रव्रतंकुर्यान्नरनारीगणश्चयः ॥ वांछितंफलमाप्नोतिसर्वदाभक्तितत्परः ॥२१॥ आश्विनेशुक्लपक्षेतुनवरात्रव्रतंशुभम् ॥ करोतिभावसंयुक्तःसर्वान्कामानवाप्नुयात् ॥ २२ ॥ विधिवन्मंडलंकृत्वापूजास्थानंप्रकल्पयेत् ॥ कलशंस्थापयेत्तत्रवेदमंत्रविधानतः ॥ २३ ॥

हैं और पहिले जिन शत्रुओंसे परास्त होगये हों महामायाके प्रसादसे उनको भी संहार कर सक्ते है ॥ १८ ॥ विद्याभिलाषी पुरुष यदि जितेन्द्रिय होकर उनकी पूजा करै तो वह अनवद्या मंगलप्रदा विद्यालाभ करसक्ता है इसमे सन्देह नहीं ॥ १९ ॥ ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य वा शूद्र जो कोई हो भक्तिपरायण होकर जगद्धात्रीकी पूजा करनेसे संपूर्ण सुखका अधिकारी होसक्ताहै ॥ २० ॥ सदा भक्तिमें तत्पर होकर मनुष्य वा स्त्रियोमें जो कोई नवरात्रव्रत करता है वह अपना अभिलषित फल पाता है ॥ २१ ॥ जो आश्विन मासके शुक्लपक्षमें मन लगाय पवित्र नवरात्र व्रत करता है वह संपूर्ण काम्यवस्तुको प्राप्त होता है ॥ २२ ॥ हे महाराज ! अब नवरात्रव्रतकी विधि कहता हूं सुनो–विधिके अनुसार चारों ओर मण्डल बनाकर पूजास्थानकी रचना करै फिर वेदके मंत्र और

मोक्षप्राप्ति इत्यादि समस्त मंगल लाभ होता है॥२॥मनुष्य प्रथम तो स्नान करै और फिर सफेद वस्त्र पहर वैदिक संध्या और तान्त्रिक संध्या करे इसके उपरान्त प्रयतचित्तसे आचमन करके अपना शुभ स्थान निर्वाचन करले ॥ ३ ॥ फिर वह स्थान गोबर आदिसे लीपकर उसमे पवित्र आसन बिछावे तदुपरान्त प्रसन्न चित्तसे उस आसनपर बैठे विधिपूर्वक तीन बार आचमन करै॥४॥इसके पीछे अपनी शक्तिके अनुसार पूजाकी सामग्री संग्रहपूर्वक स्थानमें यथायोग्य स्थापन कर प्राणायाम करता हुआ भूतशुद्धिसे मातृकान्यास पर्यन्त सब कार्य करै ॥ ५ ॥ अनन्तर मास तिथि इत्यादिका उल्लेखपूर्वक संकल्प करके यथाविधि मातृकान्यासादि मंत्रन्यासपर्यन्त करै फिर अपने देहमें पीठकल्पना कर अन्तर्याग करके बाह्य पूजा करै इसके उपरान्त प्राणप्रतिष्ठापूर्वक पूजाकी सब सामग्री अस्त्रमंत्रद्वारा अथवा फट्कार द्वारा पोषण करके यथाविधि उत्सर्ग करै ॥ ६ ॥ फिर ताम्रमय शुभ्र पात्रमें श्वेत चन्दन अथवा अष्टविधगंधद्वारा षट्कोण यंत्र अंकित करके उसके

आदौस्नानविधिंकृत्वाशुचिःशुक्लांबरोनरः ॥ आचम्यप्रयतःकृत्वाशुभमायतनंनिजम् ॥ ३ ॥ ततोऽवलिप्तभूम्यांतुसंस्थाप्याऽऽसनमुत्तमम् ॥ तत्रोपविश्यविधिवत्त्रिराचम्यमुदान्वितः ॥ ४ ॥ पूजाद्रव्यंसुसंस्थाप्ययथाशक्त्यनुसारतः ॥ प्राणायामंततःकृत्वाभूतशुद्धिंविधायच ॥ ५ ॥ कुर्यात्प्राणप्रतिष्ठांतुसंभारंप्रोक्ष्यमंत्रतः ॥ कालज्ञानंततःकृत्वान्यासंकुर्याद्यथाविधि ॥ ६ ॥ शुभेताम्रमयेपात्रेचंदनेनसितेनच ॥ षट्कोणंविलिखेद्यंत्रंचाऽष्टकोणंततोबहिः ॥ ७ ॥ नवाक्षरस्यमंत्रस्यबीजानिविलिखेत्ततः ॥ कृत्वायंत्रप्रतिष्ठांचवेदोक्तांसंविधायच ॥ ८ ॥ अर्चांवाधातवींकुर्यात्पूजामंत्रैःशिवोदितैः॥पूजनंपृथिवीपालभगवत्याःप्रयत्नतः ॥ ९ ॥ कृत्वावाविधिवत्पूजामागमोक्तांसमाहितः ॥ जपेन्नवाक्षरंमंत्रंसततंध्यानपूर्वकम् ॥१०॥ होमंदशांशतःकुर्याद्दशांशेनचतर्पणम् ॥ भोजनंब्राह्मणानांचतद्दशांशेनकारयेत् ॥११॥ चरित्रत्रयपाठंचनित्यंकुर्याद्विसर्जयेत् ॥ नवरात्रव्रतंचैवविधेयंविधिपूर्वकम् ॥ १२ ॥

बाहर अष्टपत्र और मयूर यंत्र भी लिखे ॥ ७ ॥ फिर प्रत्येक दलमें नवाक्षर मन्त्रका एक एक बीज अक्षर लिखकर नवम नाक्षरको कर्णिकामें लिखै तदुपरान्त प्राणप्रतिष्ठाके मंत्रसे अथवा वेदमंत्रसे यन्त्रकी प्रतिष्ठा करके कर्णिकामें आधारशक्तिसे पीठमंत्र पर्यन्त पूजा करै इसके पीछे देवीको आवाहन कर मूलमंत्र द्वारा आसनादि यथायोग्य उपचारसे अर्चना पूर्वक षट्कोणमें षडङ्ग पूजा और भूपुरमें इन्द्रादि एवं वज्रादिकी पूजा करता हुआ यंत्रपूजा करै ॥८॥ हे महाराज ! पूर्वोक्त यंत्रके अभावमें भगवतीकी धातुमयी मूर्त्ति बनाकर शिवोक्त तंत्रविहित मंत्रद्वारा यत्न सहित उनकी पूजा करै ॥ ९ ॥ अथवा वैदिक मंत्रद्वारा समाहित चित्तसे उनकी यथाविधि पूजा कर, फिर ध्यानमें निमग्न रह नवाक्षर मंत्रका जप करे ॥ १० ॥ जप दो प्रकारके हैं नित्य और पौरश्चरणिक नित्य जपका नित्य होम होता है और नैमित्तिकका पुरश्चरणके जपका दशांश होम, होमका दशांश तर्पण और तर्पणका दशांश ब्राह्मणभोजन कराना चाहिये ॥ ११ ॥ हे महाराज ! इसप्रकार

की शक्तियोंके सहित ॥५८॥ अपनी इच्छानुसार ही देवकार्यके लिये आविर्भूत होती हैं.हे नृपवर ! काल और दैव उनसे ही उत्पन्न है इस कारण वह देवताओंकी समान ॥ ५९ ॥ दैव वा कालके अधीन नहीं हैं. बरन् वह पुरुषार्थके अनुसार जीवोंको सदा कार्यमें प्रवृत्त करतीहै पुरुष कार्य नहीं करता केवल सबके साक्षीरूपमें विद्यमान रहता है ॥ ६० ॥ यह सब जगत् दृश्य है; वह देवी इस सबका कार्य और कारण स्वरूप है, अतएव उन्होंने ही इस सब दृश्यमान विश्वको उत्पन्न किया है वह अकेलीही यह ब्रह्माण्डनाटक प्रगट करके ॥ ६१ ॥ पुरुषको रंजित करती है और पुरुषके रंजित होनेपर अतिशीघ्र उसका संहार करती है । ब्रह्मा, विष्णु और महादेव सृष्टि, स्थिति और संहारकर्त्ता है ॥ ६२ ॥ यह लोकप्रवादमात्र है वास्तवमें यह सृष्टि स्थिति और संहारके निमित्तमात्र हैं, प्रकृत प्रस्तावमें भगवतीने लीलाके लिये इनको कल्पना करके स्व स्व कार्यमें नियुक्त कर रक्खा है भगवतीने अपना अंश समर्पण करके ॥ ६३ ॥ ब्रह्मा, विष्णु और महादेवको

आविर्भवतिकार्यार्थंस्वेच्छयापरमेश्वरी ॥ दैवाधीनानसादेवीयथासर्वेसुरानृप॥५९॥नकालवशगानित्यंपुरुषार्थप्रवर्तिनी॥अकर्तापुरुषोद्रष्टाहृ
श्यंसर्वमिदंजगत् ॥६०॥ दृश्यस्यजननीसैवदेवीसदसदात्मिका ॥ पुरुषंरंजयत्येकाकृत्वाब्रह्मांडनाटकम् ॥ ६१ ॥ रंजितेपुरुषेसर्वंसंहरत्यतिरं
हसा ॥तयानिमित्तभूतास्तेब्रह्मविष्णुमहेश्वराः ॥६२॥ कल्पिताःस्वस्वकार्येषुप्रेरितालीलयात्वमी ॥ स्वांशंतेषुसमारोप्यकृतास्तेबलवत्तराः ॥
॥६३॥ दत्ताश्वशक्तयस्तेभ्योगीर्लक्ष्मीर्गिरिजातथा ॥ तेतांध्यायंतिदेवेशाःपूजयंतिपरांमुदा ॥६४ ॥ ज्ञात्वासर्वेश्वरींशक्तिंसृष्टिस्थितिविनाशि
नीम् ॥ एतत्तेसर्वमाख्यातंदेवीमाहात्म्यमुत्तमम् ॥६५॥ ममबुद्ध्यनुसारेणनांतंजानामिभूपते ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेपञ्चमस्कंधेत्रय
स्त्रिंशोऽध्यायः ॥३३॥ राजोवाच ॥ भगवन्ब्रूहिमेसम्यक्तस्याआराधनेविधिम् ॥ पूजाविधिंचमन्त्रांश्वतथाहोमविधिंवद॥१॥ऋषिरुवाच ॥
शृणुराजन्प्रवक्ष्यामितस्याःपूजाविधिंशुभम् ॥ कामदंमोक्षदंनॄणांज्ञानदंदुःखनाशनम्॥ २ ॥

अपनी शक्ति सरस्वती लक्ष्मी और गिरिनन्दिनी देकर उनको बलशाली किया है वह देवता महाशक्तिको जानकर उनका ध्यान पूजन करते हैं ॥ ६४ ॥ सृष्टि, स्थिति और संहारकारिणी देवीको जानकर आनन्दसहित उनका ध्यान धरते है. हे भूपते ! मैंने ज्ञान और बुद्धिके अनुसार देवीका पवित्र माहात्म्य आनुपूर्विक तुमसे वर्णनकिया किन्तु इसका अन्त मैं भी नहीं जान सकता ॥ ६५ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः॥ ३३॥ राजाने कहा हे भगवन् ! आप भगवतीकी आराधनाविधि, पूजाविधि होमविधि और मंत्र इत्यादि सब विषयका विवरण मुझसे विस्तारसहित वर्णन कीजिये ॥ १ ॥ ऋषिने कहा हे राजन् ! मैं उन देवीकी पूजाविधि कहता हूं सुनो. विधिपूर्वक भगवतीकी पूजा करनेसे मनुष्योंको अभीष्टसिद्धि, दुःखविनाश ज्ञानलाभ और

मोक्षप्राप्ति इत्यादि समस्त मंगल लाभ होता है॥ २॥ मनुष्य प्रथम तो स्नान करै और फिर सफेद वस्त्र पहर वैदिक संध्या और तान्त्रिक संध्या करे इसके उपरान्त प्रयतचित्तसे आचमन करके अपना शुभ स्थान निर्वाचन करले ॥ ३ ॥ फिर वह स्थान गोवर आदिसे लीपकर उसमें पवित्र आसन विछावे तदुपरान्त प्रसन्न चित्तसे उस आसनपर बैठे विधिपूर्वक तीन वार आचमन करै॥ ४॥ इसके पीछे अपनी शक्तिके अनुसार पूजाकी सामग्री संग्रहपूर्वक स्थानमें यथायोग्य स्थापन कर प्राणायाम करता हुआ भूतशुद्धिसे मातृकान्यास पर्यन्त सव कार्य करै ॥ ५ ॥ अनन्तर मास तिथि इत्यादिका उल्लेखपूर्वक संकल्प करके यथाविधि मातृकान्यासादि मंत्रन्यासपर्यन्त करै फिर अपने देहमें पीठकल्पना कर अन्तर्याग करके वाह्य पूजा करै इसके उपरान्त प्राणप्रतिष्ठापूर्वक पूजाकी सव सामग्री अस्त्रमंत्रद्वारा अथवा फट्कार द्वारा पोषण करके यथाविधि उत्सर्ग करै ॥ ६ ॥ फिर ताम्रमय शुभ पात्रमें श्वेत चन्दन अथवा अष्टविधगंधद्वारा षट्कोण यंत्र अंकित करके उसके बाहर अष्टपत्र और मयूर यंत्र भी लिखे ॥ ७ ॥ फिर प्रत्येक दलमें नवाक्षर मन्त्रका एक एक बीज अक्षर लिखकर नवम नाक्षरको कर्णिकामें लिखै तदुपरान्त प्राणप्रतिष्ठाके मंत्रसे अथवा वेदमंत्रसे यंत्रकी प्रतिष्ठा करके कर्णिकामें आधारशक्तिसे पीठमंत्र पर्यन्त पूजा करै इसके पीछे देवीको आवाहन कर मूलमंत्र द्वारा आसनादि यथायोग्य उपचारसे अर्चना पूर्वक षट्कोणमें षडङ्ग पूजा और भूपुरमें इन्द्रादि एवं वज्रादिकी पूजा करता हुआ यंत्रपूजा करै ॥ ८॥ हे महाराज ! पूर्वोक्त यंत्रके अभावमें भगवतीकी धातुमयी मूर्त्ति वनाकर शिवोक्त तंत्रविहित मंत्रद्वारा यत्न सहित उनकी पूजा करै ॥ ९ ॥ अथवा वैदिक मंत्रद्वारा समाहित चित्तसे उनकी यथाविधि पूजा कर, फिर ध्यानमें निमग्न रह नवाक्षर मंत्रका जप करे ॥ १० ॥ जप दो प्रकारके हैं नित्य और पौरश्चरणिक नित्य जपका नित्य होम होता है और नैमित्तिकका पुरश्चरणके जपका दशांश होम, होमका दशांश तर्पण और तर्पणका दशांश ब्राह्मणभोजन कराना चाहिये ॥ ११ ॥ हे महाराज ! इसप्रकार

आदौस्नानविधिंकृत्वाशुचिःशुक्लांबरोनरः ॥ आचम्यप्रयतःकृत्वाशुभमायतनंनिजम् ॥ ३ ॥ ततोऽवलिप्तभूम्यांतुसंस्थाप्याऽऽसनमुत्तमम् ॥ तत्रोपविश्यविधिवत्त्रिराचम्यमुदान्वितः ॥ ४ ॥ पूजाद्रव्यंसुसंस्थाप्ययथाशक्त्यनुसारतः ॥ प्राणायामंततःकृत्वाभूतशुद्धिंविधायच ॥ ५ ॥ कुर्यात्प्राणप्रतिष्ठांतुसंभारंप्रोक्ष्यमंत्रतः ॥ कालज्ञानंततःकृत्वान्यासंकुर्याद्यथाविधि ॥ ६ ॥ शुभेताम्रमयेपात्रेचंदनेनसितेनच ॥ षट्कोणंविलिखेद्यंत्रंचाऽष्टकोणंततोबहिः ॥ ७ ॥ नवाक्षरस्यमंत्रस्यबीजानिविलिखेत्ततः ॥ कृत्वायंत्रप्रतिष्ठांचवेदोक्तांसंविधायच ॥ ८ ॥ अर्चांवाधातवींकुर्यात्पूजामंत्रैःशिवोदितैः ॥ पूजनंपृथिवीपालभगवत्याःप्रयत्नतः ॥ ९ ॥ कृत्वावाविधिवत्पूजामागमोक्तांसमाहितः ॥ जपेन्नवाक्षरंमंत्रंसततंध्यानपूर्वकम् ॥ १० ॥ होमंदशांशतःकुर्याद्दशांशेनचतर्पणम् ॥ भोजनंब्राह्मणानांचतद्दशांशेनकारयेत् ॥ ११ ॥ चरित्रत्रयपाठंचनित्यंकुर्याद्विसर्जयेत् ॥ नवरात्रव्रतंचैवविधेयंविधिपूर्वकम् ॥ १२ ॥

अधोभागमें हो जो इसके परंपार जासके वही आपमें श्रेष्ठ है इसमें सन्देह नहीं ॥२९॥ इसकारण एकजन पातालमें जाय और एकजन आकाशमें जाय आपको इस विवादके समयमें एक जनको मध्यस्थ करना अवश्य है. अतएव आप अनर्थक विवाद त्यागकर मेरा वचन प्रमाणरूप ग्रहण करो. ऋषि बोले हे महाराज ! यह दिव्य वचन सुनकर वे दोनों सुसज्जित और उत्साहित हो ॥ ३० ॥ ३१ ॥ उस सन्मुख स्थित अद्भुत लिंगका परिमाण करनेको गये ।अपने अपने महत्त्व वृद्धिकी इच्छासे लिंगका परिमाण करनेके लिये विष्णु पाताल और ब्रह्मा आकाशमें गये विष्णु कुछेक देशोंमें जाकर थक गये ॥ ३२ ॥ ३३ ॥ और जब सम्यक्प्रकारसे यत्न करके भी लिंगका अन्त न पाया तब लौटकर अपने स्थानमें उपस्थित हुए इस ओर ब्रह्मा आकाशमार्गमें जाते थे. इसी अवसरमें शिव

एकःप्रयातुपातालमाकाशमपरोऽधुना ॥ प्रमाणमेवचःकार्यंत्यक्त्वावादंनिरर्थकम् ॥ ३० ॥ मध्यस्थःसर्वदाकार्योविवादेऽस्मिन्द्वयोरिह ॥ ऋषिरुवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंदिव्यंसज्जीभूतौकृतोद्यमौ ॥ ३१ ॥ जग्मतुर्मातुमग्रस्थंलिंगमद्भुतदर्शनम् ॥ पातालमगमद्विष्णुर्ब्रह्माप्याकाशमेवच ॥ ३२ ॥ परिमातुंमहालिंगंस्वमहत्त्वविवृद्धये ॥ विष्णुर्गत्वाकियद्देशंश्रांतःसर्वात्मनायतः ॥ ३३ ॥ नप्रापांतंसलिंगस्य परिवृत्त्यययौस्थलम् ॥ ब्रह्मागच्छत्ततश्चोर्ध्वंपतितंकेतकीदलम् ॥ ३४ ॥ शिवस्यमस्तकात्प्राप्यपरावृत्तोमुदावृतः ॥ आगत्यतरसाब्रह्मा विष्णवेकेतकीदलम् ॥ ३५ ॥ दर्शयित्वाचवितथमुवाचमदमोहितः ॥ लिंगस्यमस्तकादेतद्गृहीतंकेतकीदलम् ॥ ३६ ॥ अभिज्ञानायचाऽऽनीतंतवचित्तप्रशांतये ॥ श्रुत्वातद्ब्रह्मणोवाक्यंदृष्ट्वाचकेतकीदलम् ॥ ३७ ॥ हरिस्तंप्रत्युवाचेदंसाक्षीकःकथयाऽधुना ॥ यथार्थवादी मेधावीसदाचारःशुचिःसमः ॥३८॥ साक्षीभवतिसर्वत्रविवादेसमुपस्थिते ॥ ब्रह्मोवाच ॥ दूरद्देशात्समायातिसाक्षीकःसमयेऽधुना ॥ ३९ ॥ यत्सत्यंतद्वचःसेयंकेतकीकथयिष्यति ॥ इत्युक्त्वाप्रेरितातत्रब्रह्मणाकेतकीस्फुटम् ॥ ४० ॥

मस्तकसे गिरा हुआ एक केतकीदल ॥ ३४ ॥ शिवके ऊपरसे गिरता पाया तब वह अत्यन्त आनन्दित हो, उसको ग्रहण करके लौट आये. ब्रह्माने मदमोहित होकर तत्काल लौट वह दल विष्णुको ॥ ३५ ॥ दिखा कर मिथ्यावचन कहा हे विष्णो ! लिंगके मस्तकसे यह केतकीदल गृहीत हुआ है ॥३६॥ यह केवल अभिज्ञान और तुम्हारे चित्तकी शान्तिके लिये लाया हूं. विष्णुजीने उनका इस प्रकार वचन सुन और केतकी देखकर ॥ ३७॥ उनसे कहा हे ब्रह्मन् इस बातमें तुम्हारा साक्षी कौन है ? जो सत्य वचन कहता है, जिसका सबके प्रति समभाव है, जो बुद्धिमान् शुचि और सदाचारी है ॥ ३८ ॥विवाद उपस्थित होनेपर वही पुरुष साक्षी होसक्ता है!ब्रह्माजीने कहा इस समय उस दूरदेशसे कौन साक्षी यहां आवे ॥ ३९ ॥ अतएव जो सत्य है, वह यह केतकीही कहेगी यह बात कहकर

ब्रह्माजीने केतकीको वह कहनेके लिये सविशेष अनुरोध किया ॥ ४० ॥ केतकी भी उनकी आज्ञानुसार शीघ्र विष्णुके प्रबोधार्थ बोली हे विष्णो ! मैं महादेवके मस्तकमें थी, ब्रह्माजी मुझको वहांसे लेकर इस स्थानमें चले आये हैं ॥ ४१ ॥ अतएव इस विषयमें कभी आपको संदेह नहीं करना चाहिये, शिवभक्तिपरायण किसी पुरुषने मुझको उनके मस्तकमें समर्पण किया था, ब्रह्माजी भी मुझको पाकर ले आये है,अतएव ब्रह्मा जो इसकी शेषसीमातक गये थे,इसमें संदेह नहीं हैं, इस विषयमें मेरे वचनको ही प्रमाण जानना चाहिये विष्णुने केतकीका यह वचन सुन आश्चर्ययुक्त होकर कहा ॥ ४२ ॥ ४३ ॥ मैं तुम्हारी बातका विश्वास नहीं करसक्ता,यह महादेव स्वयं यह बात कहैं तो इसका प्रमाण होसक्ता है.ऋषि बोले हे राजन् ! सनातन महादेवने हरिके यह वचन सुन ॥ ४४ ॥ कुपित होकर केतकीसे कहा रे मिथ्यावादिनि ! तू ऐसे मिथ्या वचन मत कहे मेरे मस्तकसे तू गिरी थी ब्रह्माने जाते जाते मार्गमें तुझको पाया है ॥४५॥ अतएव जब तूमिथ्या

वचनंप्राहतरसाशार्ङ्गिणंप्रत्यबोधयत् ॥ शिवमूर्ध्निस्थितांब्रह्मागृहीत्वामांसमागतः ॥ ४१ ॥ संदेहोऽत्रनकर्तव्यस्त्वयाविष्णोकदाचन ॥ मम वाक्यंप्रमाणंहिब्रह्मापारंगतोऽस्यह ॥ ४२ ॥ गृहीत्वामांसमायातःशिवभक्तैःसमर्पिताम् ॥ केतक्यावचनंश्रुत्वाहरिराहस्मयन्निव ॥ ४३ ॥ महादेवःप्रमाणंमेयद्यसौवचनंवदेत् ॥ ऋषिरुवाच ॥ तदाऽऽकर्ण्यहरेर्वाक्यंमहादेवःसनातनः ॥ ४४ ॥ कुपितःकेतकींप्राहमिथ्यावादिनिमाव द ॥ गच्छतोमध्यतःप्राप्तापतितामस्तकान्मम ॥ ४५ ॥ मिथ्याभिभाषिणीत्यक्तामयात्वंसर्वदैवहि ॥ ब्रह्मालज्जापरोभूत्वाननाममधुसूदनम् ॥४६॥ शिवेनकेतकीत्यक्तातद्दिनात्कुसुमेषुवै ॥ एवंमायाबलंविद्धिज्ञानिनामपिमोहदम् ॥४७॥ अन्येषांप्राणिनांराजन्कावार्ताविभ्रमंप्रति ॥ देवानांकार्यसिद्ध्यर्थंसर्वदेवरमापतिः ॥४८॥ दैत्यान्वंचयतेचाऽऽशुत्यक्त्वापापभयंहरिः॥ अवतारकरोदेवोनानायोनिषुमाधवः॥४९॥त्यक्त्वा नंदसुखंदैत्ययुद्धंचैवाऽकरोद्विभुः ॥ नूनंमायाबलंचैतन्माधवेऽपिजगद्गुरौ ॥ ५० ॥

वचन कहती है तब मैं तुझे कभी ग्रहण न करूंगा आजसे मैंने तुझको त्याग दिया तब ब्रह्माजीने अत्यन्त लज्जित होकर मधुसूदनको प्रणाम किया ॥ ४६ ॥ और श्रीमहादेवजीने उस दिनसे कुसुममें केतकीको त्याग दिया.हे महाराज!मायाबलको इसीप्रकार प्रबल जानना चाहिये क्योंकिजब वह ब्रह्मा विष्णु इत्यादि ज्ञानियोंको भी मोहित करती है ॥ ४७ ॥ तब अन्यान्य साधारण प्राणियोंके मोहकी तो बातही क्या कहूं ? देखो रमापति विष्णु देवकार्यसिद्धिके निमित्त ॥ ४८ ॥ मोहके वश हो पापभय छोड़ सदा दैत्योंको छलते है अधिक क्या वह सब विषयके प्रभु होकर भी आनन्दसुख त्याग अनेक योनिमें अवतीर्ण होकर ॥ ४९ ॥ दैत्योंसे संग्राम करते हैं.हे भूपते!विष्णु सर्वज्ञ और जगतके गुरु एवं विशेषकर देवताओंकी सृष्टिकार्यके एकमात्र अधीश्वर हैं.अतएव जब उनके ऊपरहीमायाका इतनाबल है

तब अपर प्राणी जो मायासे मोहित हो इसमे फिर आश्चर्य क्या है ? हे महाराज ! वह परमा प्रकृति ज्ञानियोंके चित्तको ॥ ५० ॥ ५१ ॥ बलपूर्वक आकर्षण करके मोह—सागरमें निमग्न करती हैं वह भगवती इस चराचर विश्वसंसारमे व्याप्त रहकर ॥५२॥ मोहप्रदानपूर्वक बंधन करती है और फिर वही ज्ञान देकर मुक्ति देती हैं राजा बोले हे ब्रह्मन् ! उनका स्वरूप किस प्रकार है ? तथा उत्तम बल कैसा है ? ॥ ५३ ॥ उत्पत्तिका कारण क्या है ? और उनका परम स्थान कहां है?आप यह सब विषय मुझसे विस्तारसहित वर्णन कीजिये, ऋषिने कहा हे नरपाल ! वह अनादि है इसकारण उनकी उत्पत्ति कभी नहीं है ॥ ५४ ॥ वह परमा प्रकृति नित्या और वही सदा सबके कारणका भी कारण होती है अतएव उनके समान बलवान् और कौन हो सक्ता है हे राजन् ! वह शक्तिरूपसे सब पदार्थमें ही सम्यक्

सर्वज्ञेदेवकार्याशेकावार्ताऽन्यस्यभूपते ॥ ज्ञानिनामपिचेतांसिपरमाप्रकृतिःकिल ॥ ५१ ॥ बलादाकृष्यमोहायप्रयच्छतिमहीपते ॥ यया व्याप्तमिदंसर्वंभगवत्याचराचरम् ॥५२॥ मोहदाज्ञानदासैवबंधमोक्षप्रदासदा ॥ राजोवाच ॥ भगवन्ब्रूहिमेतस्याःस्वरूपंबलमुत्तमम् ॥५३॥ उत्पत्तिकारणंवापिस्थानंपरमकंचयत् ॥ ऋषिरुवाच ॥ नचोत्पत्तिरनादित्वान्नृपतस्याःकदाचन ॥ ५४ ॥ नित्यैवसापरादेवीकारणानांच कारणम् ॥ वर्ततेसर्वभूतेषुशक्तिःसर्वात्मनानृप ॥ ५५ ॥ शववच्छक्तिहीनस्तुप्राणीभवतिसर्वथा ॥ चिच्छक्तिःसर्वभूतेषुरूपंतस्यास्तदेवहि ॥ ५६ ॥ आविर्भावतिरोभावौदेवानांकार्यसिद्धये ॥ यदास्तुवंतितांदेवामनुजाश्चविशांपते ॥५७॥ प्रादुर्भवतिभूतानांदुःखनाशायचांबिका ॥ नानारूपधरादेवीनानाशक्तिसमन्विता ॥ ५८ ॥

प्रकारसे विराजमान रहती है ॥ ५५ ॥ सुतरां जीव शक्तिविहीन होनेसे शवकी समान निश्चल होता है इस चराचर विश्वमण्डलमें जो सब पदार्थ विद्यमान है वह सब चित्स्वरूप ब्रह्म हैं अतएव उनकी शक्तिभी सब प्राणियोंमें स्थिर रहती है. सुतरां इसशक्तिका रूपभी ब्रह्म हैइसमें सन्देह नहीं क्योकि अग्निकी शक्तिका अग्निके अतिरिक्त दूसरा रूप दिखाई नहीं देता॥५६॥तब केवल देवताओंका कार्यकरनेके लियेही समय समयमे उनका आविर्भाव और तिरोभाव होताहै.हे राजन् ! देवता और मनुष्यलोग जब उनका स्तव करतेहै॥५७॥तभी अम्बिका प्राणियोंका क्लेश निवारण करनेके लिये प्रादुर्भूत होतीहैं वहपरमेश्वरी देवी अनेकरूप धारणकर नानाप्रकार

की शक्तियोंके सहित ॥५८॥ अपनी इच्छानुसार ही देवकार्यके लिये आविर्भूत होती है. हे नृपवर ! काल और दैव उनसे ही उत्पन्न है इस कारण वह देवताओंकी समान ॥ ५९ ॥ दैव वा कालके अधीन नहीं हैं. वरन् वह पुरुषार्थके अनुसार जीवोंको सदा कार्यमें प्रवृत्त करतीहै पुरुष कार्य नहीं करता केवल सबके साक्षीरूपमें विद्यमान रहता है ॥ ६० ॥ यह सब जगत् दृश्य है; वह देवी इस सबका कार्य और कारण स्वरूप है, अतएव उन्होंने ही इस सब दृश्यमान विश्वको उत्पन्न किया है वह अकेलीही यह ब्रह्माण्डनाटक प्रगट करके ॥ ६१ ॥ पुरुषको रंजित करती है और पुरुषके रंजित होनेपर अतिशीघ्र उसका संहार करती है । ब्रह्मा, विष्णु और महादेव सृष्टि, स्थिति और संहारकर्त्ता है ॥ ६२ ॥ यह लोकप्रवादमात्र है वास्तवमें यह सृष्टि स्थिति और संहारके निमित्तमात्र हैं, प्रकृत प्रस्तावमें भगवतीने लीलाके लिये इनको कल्पना करके स्व स्व कार्यमें नियुक्त कर रक्खा है भगवतीने अपना अंश समर्पण करके ॥ ६३ ॥ ब्रह्मा, विष्णु और महादेवको

आविर्भवतिकार्यार्थंस्वेच्छयापरमेश्वरी ॥ दैवाधीनानसादेवीयथासर्वेसुरानृप॥५९॥नकालवशगानित्यंपुरुषार्थप्रवर्तिनी॥अकर्तापुरुषोद्रष्टादृश्यंसर्वमिदंजगत् ॥६०॥ दृश्यस्यजननीसैवदेवीसदसदात्मिका ॥ पुरुषंरंजयत्येकाकृत्वाब्रह्मांडनाटकम् ॥ ६१ ॥ रंजितेपुरुषेसर्वंसंहरत्यतिरंहसा ॥तयानिमित्तभूतास्तेब्रह्मविष्णुमहेश्वराः ॥६२॥ कल्पिताःस्वस्वकार्येषुप्रेरितालीलयात्वमी ॥ स्वांशंतेषुसमारोप्यकृतास्तेबलवत्तराः ॥६३॥ दत्ताश्चशक्तयस्तेभ्योगीर्लक्ष्मीर्गिरिजातथा ॥ तेतांध्यायंतिदेवेशाःपूजयंतिपरांमुदा ॥६४॥ ज्ञात्वासर्वेश्वरींशक्तिंसृष्टिस्थितिविनाशिनीम् ॥ एतत्तेसर्वमाख्यातंदेवीमाहात्म्यमुत्तमम् ॥६५॥ ममबुद्ध्यनुसारेणनांतंजानामिभूपते ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेपञ्चमस्कंधेत्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ॥३३॥ राजोवाच ॥ भगवन्ब्रूहिमेसम्यक्तस्याआराधनेविधिम् ॥ पूजाविधिंचमन्त्रांश्चतथाहोमविधिंवद॥१॥ऋषिरुवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामितस्याःपूजाविधिंशुभम् ॥ कामदंमोक्षदंनृणांज्ञानदंदुःखनाशनम् ॥ २ ॥

अपनी शक्ति सरस्वती लक्ष्मी और गिरिनन्दिनी देकर उनको बलशाली किया है वह देवता महाशक्तिको जानकर उनका ध्यान पूजन करते हैं ॥ ६४ ॥ सृष्टि, स्थिति और संहारकारिणी देवीको जानकर आनन्दसहित उनका ध्यान धरते है. हे भूपते ! मैंने ज्ञान और बुद्धिके अनुसार देवीका पवित्र माहात्म्य आनुपूर्विक तुमसे वर्णनकिया किन्तु इसका अन्त मैं भी नहीं जान सकता ॥ ६५ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः॥ ३३॥ राजाने कहा हे भगवन् ! आप भगवतीकी आराधनाविधि, पूजाविधि होमविधि और मंत्र इत्यादि सब विषयका विवरण मुझसे विस्तारसहित वर्णन कीजिये ॥ १ ॥ ऋषिने कहा हे राजन् ! मै उन देवीकी पूजाविधि कहता हूं सुनो. विधिपूर्वक भगवतीकी पूजा करनेसे मनुष्योंको अभीष्टसिद्धि, दुःखविनाश ज्ञानलाभ और

लाभ करनेकी इच्छासे ब्रह्मविद्याकी स्थिरताके लिये दश हजार वर्ष ध्यानमें विताये थे॥ १६॥ जिससे अखण्ड सुख मिलै हे राजेन्द्र! ब्रह्माजी भी एकनिर्जन परम अद्भुत स्थानमें॥ १७॥ मोह क्षय करनेकी इच्छासे उस आद्या शक्तिकी तपस्यामें निरत हुयेथे किसी समयमें उन्हीं वासुदेव हरिने दूसरे स्थानमें जानेकी इच्छा की ॥ १८॥ तब वह उस स्थानसे उठकर अन्य स्थान देखनेकी अभिलाषासे गये,इधर ब्रह्मा भी विष्णुकी समान अपने पूर्वस्थानसे बहिर्गत हुए॥ १९ ॥ अनन्तर मार्गमें उनका परस्पर साक्षात् होनेपर वह आपसमें "तुम कौन हो २" इसप्रकार कहकर पूँछने लगे ॥ २० ॥ तब प्रजापतिने कहा मैं जगत्कर्त्ता ब्रह्मा हूं विष्णुने ब्रह्माजीकी यह बात सुनकर कहा रे मूर्ख! मैं अच्युत विष्णु हूं ॥ २१ ॥ इसकारण मैंही जगत्कर्त्ता हूं.तुममें रजोगुणकी अधिकता होनेसे तुम मेरी अपेक्षा बलहीन हो तुम मुझको सत्त्वगुण प्रधान सनातन वासुदेव जानो ॥ २२॥ तुमको क्या स्मरण नहीं है कि मैने दारुण युद्ध करके तुम्हारी रक्षाकी है. तुम जब मधु और कैटभनामक

अनश्वरसुखायाऽसौचिंतयानस्ततःपरम्॥एकस्मिन्निर्जनेदेशेब्रह्माऽपिपरमाद्भुते॥ १७॥ स्थितस्तपसिराजेंद्रमोहस्यविनिवृत्तये ॥ कदाचिद्वासुदे
वोऽसौस्थलांतरमतिर्हरिः ॥१८॥ तस्माद्देशात्समुत्थायजगामाऽन्यदिदृक्षया ॥ चतुर्मुखोऽपिराजेंद्रतथैवनिःसृतःस्थलात् ॥१९॥ मिलितौमा
र्गमध्येतुचतुर्मुखचतुर्भुजौ ॥ अन्योन्यंपृष्टवंतौतौकस्त्वंकस्त्वमितिस्मह ॥ २० ॥ ब्रह्माप्रोवाचतंदेवंकर्ताऽहंजगतःकिल॥ विष्णुस्तमाहभोमूर्ख
जगत्कर्ताऽहमच्युतः ॥२१॥ त्वंकियान्बलहीनोऽसिरजोगुणसमाश्रितः ॥ सत्त्वाश्रितंहिमांविद्धिवासुदेवंसनातनम्॥२२॥ मयात्वंरक्षितोऽथैव
कृत्वायुद्धंसुदारुणम् ॥ शरणंमेसमायातोदानवाभ्यांप्रपीडितः ॥२३॥ मयातौनिहतौकामंदानवौमधुकैटभौ ॥ कथंगर्वायसेमंदमोहोऽयंत्यज
सांप्रतम् ॥ २४ ॥ नमत्तोऽप्यधिकःकश्चित्संसारेऽस्मिन्प्रसारिते॥ ऋषिरुवाच ॥ एवंप्रवदमानौतौब्रह्मविष्णूपरस्परम् ॥२५॥ स्फुरदोष्ठौवेप
मानौलोहिताक्षौबभूवतुः ॥ प्रादुर्बभूवसहसातयोर्विवदमानयोः ॥२६॥ मध्येलिंगंसुधाश्वेतंविपुलंदीर्घमद्भुतम्॥ आकाशेतरसातत्रवागुवाचाऽ
शरीरिणी ॥२७॥ तौसंबोध्यमहाभागौविवदंतौपरस्परम् ॥ ब्रह्मन्विष्णोविवादंमाकुरुतांवांपरस्परम् ॥२८॥ लिंगस्यास्यपरंपारमधस्तादुपरि
ध्रुवम् ॥ योयातियुवयोर्मध्येसश्रेष्ठोवांसदैवहि ॥ २९ ॥

दो दानवोंसे पीडित होकर मेरी शरणागत हुए ॥ २३ ॥ तब मैंने उसी समय उनको मारा तुम अब किसप्रकार गर्व प्रकाश करते हो ? हे मन्दात्मन् ! तुम अभी इस मोहको छोड दो ॥ २४॥ मै अधिक क्या कहूं ? इसविस्तीर्ण विश्व संसारमें मेरी अपेक्षा श्रेष्ठ अन्य कोई नहीं है. ऋषिने कहा हे राजन् ! जब ब्रह्मा और विष्णु परस्पर इसप्रकार विवादमें प्रवृत्त हुए ॥ २५॥ तब उन दोनोंका शरीर कॉपने लगा और नेत्र लोहितवर्ण होगये व ओष्ठाधर प्रस्फुरित होने लगे तब उन विवाद करते हुए दोनों देवताओंके मध्यमें सहसा॥ २६ ॥ सुधासदृश श्वेतवर्ण विशाल और दीर्घाकार एकअद्भुत लिंग प्रादुर्भूत हुआ उसी समय अशरीरिणी वाणी आकाशसे उद्भूत होकर॥ २७॥ उन परस्परविवाद करतेहुए महाभाग ब्रह्मा और विष्णुको संबोधन देकर कहने लगी हे ब्रह्मन्! हे विष्णो ! आप दोनों विवाद क्यों करते हैं ॥ २८॥ इस लिंगके ऊपर हो

अतएव उन्होंने अतीव दुस्त्यज मायाका त्याग कर "यह कृपण हैं" इसप्रकार छलअवलम्बनकर मुझको घरसे निकाल दिया है आत्मीय स्वजनोंसे त्यागा जाकर मैं अब वनमें आया हूं ॥ ५१ ॥ आप भाग्यवान्की समान दिखाई देते है. अतएव हे प्रियवर! इससमय अनुग्रह करके मुझको अपना परिचय दीजिये. यह वचन सुनकर राजाने उससे कहा मैं सुरथनामक राजा हूं सम्प्रति दस्युगणोंसे पीडित हुआ हूं ॥ ५२ ॥ इसपरभी फिर मुझे मंत्रियोंने छला है अतएव राज्यभ्रष्ट होकर इस तपोवनमें उपस्थित हुआ हूं हे विशोत्तम ! सौभाग्यसेही आज तुम मेरे परममित्ररूपसे उपस्थित हुए हो ॥ ५३ ॥ हम दोनो मनोहर वृक्षोंसे मंडित इस वनमें परम सुखसे विहार करें. हे महाबुद्धे ! अब शोक त्यागकर सावधान होओ ॥ ५४ ॥ और इच्छानुसार मेरे संग इस स्थानमें परमसुखसे वास करो. वैश्यने कहा हे राजन् ! मेरे बांधवलोग मेरे न होनेसे निराश्रय होकर अतिदुःखित होंगे. विशेषकर व्याधि और शोकसे संतापित होकर उनके चिन्ताकी सीमा न रहेगी ॥ ५५ ॥ हे राजन् ! इस समय

कोऽसित्वंभाग्यवान्भासिकथयस्वप्रियाऽधुना ॥ राजोवाच ॥ सुरथोनामराजाऽहंदस्युभिःपीडितोऽभवम् ॥ ६२ ॥ प्राप्तोऽस्मिगत राज्योऽत्रमंत्रिभिःपरिवंचितः ॥ दिष्टयात्वमत्रमित्रंमेमिलितोऽसिविशोत्तम ॥ ६३ ॥ सुखेनविहरिष्यावोवनेऽत्रशुभपादपे ॥ शोकंत्य जमहाबुद्धेस्वस्थोभवविशोत्तम ॥ ६४ ॥ "अत्रैवचयथाकामंसुखतिष्ठमयासह ॥ वैश्यउवाच ॥ कुटुंबंमेनिरालंबंमयाहीनंसुदुःखि तम् ॥ भविष्यतिचंचिंतातंव्याधिशोकोपतापितम् ॥ ६५ ॥ भार्यादेहेसुखंनोवापुत्रदेहेनवासुखम् ॥ इति चिंतातुरंचेतोनमेशाम्यतिभूमिप ॥ ६६ ॥ कदाद्रक्ष्येसुतंभार्यांगृहंस्वजनमेवच ॥ स्वस्थंनमन्मनोराजन्गृहचिंताकुलंभृशम् ॥ ६७ ॥ राजोवाच ॥ यैर्निरस्तोऽसिपुत्राद्यैरस द्वृत्तैःसुबालिशैः ॥ तान्दृष्ट्वाकिंसुखंतेऽद्यभविष्यतिमहामते ॥ ६८ ॥ हितकारीवरःशत्रुर्दुःखदाःसुहृदःकुतः ॥ तस्मात्स्थिरंमनःकृत्वाविहरस्व मयासह ॥ ६९ ॥ वैश्यउवाच ॥ मनोमेनस्थिरंराजन्भवत्यद्यसुदुःखितम् ॥ चिंतयाऽत्रकुटुंबस्यदुस्त्यजस्यदुरात्मभिः ॥ ७० ॥

मेरी भार्या और पुत्र सुखसे वा दुःखसे काल व्यतीत करते हैं, इस चिन्तासे कातर होकर मेरा हृदय शान्तिलाभ नहीं करसक्ता ॥ ५६ ॥ हे राजेन्द्र ! मैं पुत्र, कलत्र, स्वजन, बधु, बांधव और घर, इन सबको फिर देखूं मेरा मन सदा इस चिन्तामें व्याकुल रहता है. किसीसे सावधान नहीं होता ॥ ५७ ॥ राजाने कहा हे महामते ! तुम्हारे असदाचारी मूर्ख पुत्र और कपटाचारी आत्मीय स्वजनोंने तुमको घरसे बाहर निकाल दिया है, अतएव ऐसे पुत्र इत्यादि आत्मीय पुरुषोंको देखकर तुम्हें क्या सुख होगा ? ॥ ५८ ॥ शत्रुगण यदि हितका अनुष्ठान करै तो वह शत्रुभी श्रेष्ठ हैं. किन्तु जो क्लेश दे, वह फिर किसप्रकार सुहृद होसक्ता है. अतएव तुम मन स्थिर करके मेरे संग परमसुखसे विहार करते रहो ॥ ५९ ॥ वैश्यने कहा हे राजन् ! दुरात्मालोग भी जिस कुटुम्बके छोडनेमें समर्थ नहीं होते

इसमें सन्देह नहीं ॥ ४१ ॥ मेरे हाथी घोडे अब नियमित प्रकारसे आहार नहीं पाते अतएव वह दुर्बल होकर शत्रुके निकट अत्यन्त कष्ट पाते हैं ॥ ४२ ॥ मैंने जिन सेवकोंको पूर्वमे पालन किया है अब वह सब शत्रुके वशीभूत होकर दुःखभोग करते हैं इसमे सशय नहीं॥४३॥ वह दुराचारी शत्रुगण असत्कार्यमें धन व्यय करते हैं सुतरां मेरा संचित धन उन्होंने द्यूतक्रीडा मद्य और वेश्याके निमित्त व्यय करके अवश्यही क्षय करडाला होगा ॥४४ ॥ उन म्लेच्छोंकी और मेरे मन्त्रियोंकी मति सदाही पापकार्यमे रत है वह दानके पात्र अपात्रको विचारकर दान करना नहीं जानते अतएव संपूर्ण कोप व्यसनद्वाराही क्षय करडाला होगा. इसमें सन्देह नहीं ॥ ४५ ॥ वृक्षकी जडमे बैठे राजा जब इसप्रकार चिन्ता कर रहे थे तब कोई एक वैश्य कातर होकर उसी स्थानमें उपस्थित हुआ ॥ ४६ ॥ राजाने

गजाश्वतुरगाःसर्वेदुर्बलाभक्ष्यवर्जिताः ॥ जाताःस्युर्नाऽत्रसंदेहःशत्रुणापरिपीडिताः ॥ ४२ ॥ सेवकाममसर्वेतेशत्रूणांवशवर्तिनः ॥ दुःखिताएवजाताःस्युःपालितायेमयापुरा ॥ ४३ ॥ धनंमेसुदुराचारैरसद्व्ययपरैःपरैः ॥ द्यूतासवभुजिष्यादिस्थानेस्यात्प्रापितंकिल ॥ ४४ ॥ कोशक्षयंकरिष्यंतिव्यसनैःपापबुद्धयः ॥ नपात्रदाननिपुणाम्लेच्छास्तेमंत्रिणोऽपिमे ॥ ४५ ॥ इतिचिंतापरोराजावृक्षमूलस्थितोयदा ॥ तदाजगामवैश्यस्तुकश्चिदार्तिपरस्तथा ॥ ४६ ॥ नृपेणपुरतोदृष्टःपार्श्वेतत्रोपवेशितः ॥ पप्रच्छतंनृपःकोऽसिकुतएवाऽऽगतोवनम् ॥ ४७ ॥ कोऽसिकस्माच्चदीनोऽसिहारिणःशोकपीडितः॥ब्रूहिसत्यंमहाभागमैत्रीसाप्तपदीमता ॥४८॥ व्यासउवाच॥ तच्छ्रुत्वावचनंराज्ञस्तमुवाचविशोत्तमः ॥ उपविश्यस्थिरोभूत्वामत्वासाधुसमागमम् ॥४९॥ वैश्यउवाच ॥ मित्राऽहंवैश्यजातीयःसमाधिर्नामविश्रुतः ॥ धनवान्धर्मनिपुणःसत्यवागनसूयकः ॥ ५० ॥ पुत्रदारैर्निरस्तोऽहंधनलुब्धैरसाधुभिः ॥ "कृपणेतिमिषंकृत्वात्यक्त्वामाद्यांसुदुस्त्यजाम् ॥" स्वजनेनचसंत्यक्तःप्राप्तोऽस्मिवनमाशुवै ॥ ५१ ॥

उसको सन्मुख देखतेही अपने पार्श्वमें बैठाया और फिर उस वैश्यके बैठनेपर राजाने उससे पूँछा हे महाभाग । तुम कौन जातीय हो ? किस देशसे इस वनमे आये हो ॥ ४७ ॥ तुम्हारा नाम क्या है ? किसलिये तुम शोकसे कातर होकर मलीन और पांडुवर्ण हुए हो ? हे महाभाग ! परस्पर सात बात कहतेही मित्रता होती है उसीके अनुसार मैं तुम्हारा मित्र हूं इस कारण यह सब वृत्तान्त मुझसे सत्य कहो ॥ ४८ ॥ व्यासजी बोले वैश्यवर राजाके इसप्रकार वचन सुन श्रम अपनयनपूर्वक स्थिरभावसे बैठ "साधुके संग समागम हुआ" यह विचारकर उनसे कहने लगा॥४९॥हे मित्र ! मै वैश्यजातीय हूं मेरा नाम समाधि है. मैं धनवान् था कभी किसीसे असूया नहीं करता सदा सत्यवचन कहकर धर्मकार्यमे निरत रहता था ॥ ५० ॥ मेरी स्त्री और पुत्रगण धनलोलुप है और असाधु हैं

कारण चिन्तामें निमग्न हो ? इन सबका कारण गुप्त हो रहा है, अतएव यह समस्त मुझसे कहो ॥ ३२ ॥ तुम्हारे आनेका उद्देश क्या है ? तुम अपने मनका अभिप्राय प्रकाश करके कहो यदि वह मेरे असाध्य भी होगा तोभी मैं तुम्हारा कार्य संपादन करूंगा इसमें संदेह नहीं ॥ ३३ ॥ राजाने कहा हे मुनिवर ! मैं सुरथनामक राजा हूं शत्रुसे पराजित होकर राज्य गृह और भार्या परित्याग करके आपकी शरणागत हुआ हूं ॥ ३४ ॥ हे ब्रह्मन् ! आप जो आज्ञा करेंगे मैं भक्तिसहित वही करूंगा. आपके अतिरिक्त पृथ्वीतलमें मेरी रक्षा करनेवाला दूसरा कोई नहीं है ॥ ३५ ॥ इस समय शत्रुसे मुझको घोर भय उपस्थित है मैं इसी लिये आपके निकट आया हूं हे मुनिवर ! आप शरणागतवत्सल है इसकारण मैं आपकी शरणागत हूं आप मेरी विपदसे रक्षा कीजिये ॥ ३६ ॥

किमागमनकृत्यंतेब्रूहिकार्यंमनोगतम् ॥ कारिष्येवांछितंकाममसाध्यमपियत्तव ॥३३ ॥ राजोवाच ॥ सुरथोनामराजाऽहंशत्रुभिश्चपराजितः॥ त्यक्त्वाराज्यंगृहंभार्यामहंतेशरणंगतः ॥ ३४ ॥ यदाज्ञापयसेब्रह्मंस्तदहंभक्तितत्परः ॥ कारिष्यामिनमेत्रातात्वदन्यःपृथिवीतले ॥ ३५ ॥ शत्रुभ्योमेभयंघोरंप्राप्तोऽस्म्यद्यतवांतिकम् ॥ त्रायस्वमुनिशार्दूलशरणागतवत्सल ॥ ३६ ॥ ऋषिरुवाच ॥ निर्भयंवसराजेंद्रनाऽत्रतेशत्रवः किल ॥ आगमिष्यंतिबलिनोनिश्चयंतपसोबलात् ॥ ३७ ॥ नाऽत्रहिंसाप्रकर्तव्यावनवृत्त्यानृपोत्तम ॥ कर्तव्यंजीवनंशस्तैर्नीवारफलमूलकैः॥ ॥३८॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वानिर्भयःसनृपस्तदा ॥ उवासाऽऽश्रमएवाऽसौफलमूलाशनःशुचिः ॥ ३९ ॥ कदाचित्सनृपस्तत्रवृक्षच्छायांसमाश्रितः ॥ चिंतयामासचिंतार्तोगृहएवगताशयः ॥ ४० ॥ राज्यंमेशत्रुभिःप्राप्तंम्लेच्छैःपापरतैःसदा ॥ संपीडिताःस्युर्लोकास्तैर्दुराचारैर्गतत्रपैः ॥ ४१ ॥

महर्षिने कहा हे राजेन्द्र ! तुम इस स्थानमें निर्भय होकर वास करो तुम्हारे शत्रु बलवान् होनेपर भी तपोबलके प्रभावसे वह यहां नहीं आसकेंगे ॥ ३७ ॥ हे नृपोत्तम ! इस स्थानमें हिंसा नहीं करसकोगे केवल वनवृत्तिके अनुसार नीवार फल और मूल इत्यादि प्रशस्त खाद्य द्रव्यद्वारा जीवनयात्रा निर्वाह करनी होगी ॥ ३८ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् राजा सुरथ उनके इसप्रकार वचन सुन फल मूल भक्षण करते हुए पवित्रभावसे निर्भय उस आश्रममें वास करनेलगे ॥ ॥ ३९ ॥ किसीसमय आश्रमके वृक्षोंकी छायामें बैठकर अनेक प्रकारकी चिन्ता करते करते अपने घरकी बात मनमें उदय होतेही विचार करने लगे ॥ ४० ॥ कि, मेरा राज्य शत्रुओंने ले लिया है किन्तु वह म्लेच्छ दुराचारी और लज्जाविहीन हैं विशेष कर सदा पापकार्यमें रत है. अतएव वह प्रजाको सदाही पीडित करते हैं

कहीं सैकडों मृगोके दल विचरण करते थे, कहीं पादपोंने कुसुमित होकर अपूर्व श्री धारण की थी, कहीं वृक्ष फलोंके भारसे झुक रहे थे, कहीं पकाहुआ नीवार मुनिअन्न स्थापित है, कहीं शिष्योंकी अध्ययनध्वनि ॥ २३ ॥ और कहीं अत्यन्त मनोहर वेदध्वनि होरही थी, कहीं होमके धुएँकी सुगंध सदा प्राणियोंकी प्रीति वर्धन करती थी. अधिक क्या ? उस तपोवनको देखनेपर वह स्वर्गसे भी अतिमनोहर जान पडता था॥ २४ ॥राजा सुरथ ऐसा आश्रम देखकर आनन्दसागरमें निमग्न हुए और भय त्यागकर द्विजवरकेइस आश्रममे विश्राम करनेकी इच्छा की॥ २५॥तदनन्तर राजाने वृक्षकी जडमें घोडेको बांध; विनीतभावसे उन ऋषिके निकट जाकर देखा कि मुनिवर शालवृक्षकी घनीछायामें मृगचर्मपर विराजमान होरहे है ॥ २६ ॥ तपस्याके क्लेशसे उनका शरीर कृश और सरल है, वह शीत वा उष्णसे तिर

शिष्याध्ययनशब्दाढचंमृगयूथशतावृतम् ॥ नीवारान्नसुपक्काढचंसुपुष्पफलपादपम् ॥ २३ ॥ होमधूमसुगंधेनप्रीतिदंप्राणिनांसदा ॥ वेदध्वनिसमाक्रांतंस्वर्गादपिमनोहरम् ॥ २४ ॥ दृष्ट्वातमाश्रमंराजाबभूवाऽसौमुदान्वितः ॥ भयंत्यक्त्वामतिंचक्रेविश्रामायद्विजाश्रमे ॥ २५ ॥ आसज्यपादपेऽश्वंतुजगामविनयान्वितः ॥ दृष्ट्वातंमुनिमासीनंसालच्छायासुसंश्रितम् ॥ २६ ॥ मृगाजिनासनंशांतंतपसातिकृशंऋजुम् ॥ अध्यापयंतंशिष्यांश्चवेदशास्त्रार्थदर्शिनम् ॥ २७ ॥ रहितंक्रोधलोभाद्यैर्द्वंद्वातीतंविमत्सरम् ॥ आत्मज्ञानरतंसत्यवादिनंशमसंयुतम् ॥२८॥तंवीक्ष्यभूपतिर्भूमौपपातदंडवत्तदा ॥ तदग्रेश्रुजलापूर्णनयनःप्रेमसंयुतः ॥२९॥ उत्तिष्ठोत्तिष्ठभद्रंतेतमुवाचतदामुनिः ॥ शिष्योददौबृसीतस्मैगुरुणानोदितस्तदा ॥ ३० ॥ उत्थायनृपतिस्तस्यांसमासीनस्तदाज्ञया ॥ अर्घ्यपाद्यार्हणंचक्रेसुमेधाविधिपूर्वकम् ॥ ३१ ॥ पप्रच्छाऽत्रकुतःप्राप्तःकस्त्वंचितापरःकथम् ॥ कथयस्वयथाकामंसंवृतंकारणंत्विह ॥ ३२ ॥

स्कृत नहीं हैं. उनका क्रोध, लोभ और मोह इत्यादि कोई शत्रु नहीं हैं अतएव शान्त, सत्यवादी और मत्सर विहीन है. विशेषतः आत्मज्ञानमें निरत होकर इन्द्रियोंको निग्रह किया है. वह वेदशास्त्रार्थपारदर्शी मुनिवर तिस समय शिष्योंको वेद पढा रहे थे ॥२७॥२८॥ राजाके दोनों नेत्र उनको देखतेही जलसे परिपूर्ण होगये और भक्तिसहित उनके सन्मुख दण्डकी समान पृथ्वीमे गिर गये ॥ २९ ॥ तव मुनिवरने उनकी ऐसी अवस्था देखकर कहा हे वत्स ! उठो ! उठो ॥ तुम्हारा मंगल तो है ? फिर गुरुकी आज्ञानुसार एक शिष्यने उनको कुशासन दिया ॥ ३० ॥ राजा उठकरके उनकी आज्ञानुसार उस आसनपर विराजमान हुए. तब मुनिवर सुमेधाने विधिपूर्वक पाद्य और अर्घ्यद्वारा उनकी पूजा करके ॥ ३१ ॥ पूँछा कि, तुम कौन हो ? किसलिये यहां आये हो ? किस

अब परिखा वेष्टित आकारसे सम्पन्न खाईसे व्याप्त विपुल स्थानका आश्रय लेकर समयकी प्रतीक्षा करनी चाहिये अथवा युद्ध करना उत्तम है ? ॥ १३ ॥ राजा मनहीमनमें और भी चिन्ता करने लगे कि, इस समय मन्त्री लोग शत्रुके वशीभूत हैं, इसकारण उनसे मन्त्रणा करना कभी उचित नहीं है. अतएव अब मुझको क्या कर्त्तव्य है ? ॥ १४ ॥ उन्होने जब विपक्षका आश्रय ग्रहण किया है, तब वह विपरीत कार्य करनेमें कभी कुण्ठित नहीं होंगे. यह पापिष्ठ मंत्रीगण यदि किसी समय मुझको ग्रहण करके शत्रुओंके हाथमें दे दें तो फिर मैं क्या उपाय करूंगा ? ॥ १५ ॥ जो मनुष्य लोभके वशीभूत हैं, उनको अकार्य कुछ नहीं है अतएव उन पापबुद्धियोंका कभी विश्वास नहीं करना चाहिये ॥ १६ ॥ लोकमें लोभके वशीभूत होकर पिता, माता, भ्राता, मित्र, सुहृद्, बांधव, गुरु और पूज्य ब्राह्मणोंसे भी

स्थानंगृहीत्वाविपुलंपरिखादुर्गमंडितम् ॥ कालप्रतीक्षाकर्तव्याकिंवायुद्धंवरंमतम् ॥ १३ ॥ मंत्रिणःशत्रुवशगामंत्रयोग्यानतेकिल ॥ किंकरोमीतिमनसाभूपतिःसमचिंतयत् ॥ १४ ॥ कदाचित्तेगृहीत्वामांपापाचाराःपराश्रिताः ॥ शत्रुभ्योऽथप्रदास्यंतितदाकिंवाभविष्यति ॥ १५ ॥ पापबुद्धिषुविश्वासोनकर्तव्यःकदाचन ॥ किंनतेवैप्रकुर्वंतियेलोभवशगानराः ॥१६॥ भ्रातरंपितरंमित्रंसुहृदंबांधवंतथा ॥ गुरुंपूज्यंद्विजंद्वेष्टिलोभाविष्टःसदानरः ॥१७॥तस्मान्मयानकर्तव्योविश्वासःसर्वथाऽधुना ॥ मंत्रिवर्गेऽतिपापिष्ठेशत्रुपक्षसमाश्रिते ॥१८॥ इतिसंचिंत्यमनसाराजापरमदुर्मनाः॥ एकाकीहयमारुह्यनिर्जगामपुरात्ततः ॥१९॥असहायोऽथनिर्गत्यगहनंवनमाश्रितः ॥चिंतयामासमेधावीक्वगंतव्यंमयापुनः॥२०॥ योजनत्रयमात्रेतुमुनेराश्रममुत्तमम् ॥ ज्ञात्वाजगामभूपालस्तापसस्यसुमेधसः ॥ २१ ॥ बहुवृक्षसमायुक्तंनदीपुलिनसंश्रितम् ॥ निर्वैरश्वापदाकीर्णंकोकिलारावमंडितम् ॥ २२ ॥

सदा द्वेष करते हैं ॥ १७ ॥ मंत्रीलोग जब शत्रुसे मिलगये हैं, तब वह निस्सन्देह पापिष्ठ है, अब इनका कभी विश्वास नहा करना चाहिये ॥ १८ ॥ राजा मनहीमनमें इस प्रकारसे अनेक चिन्ता करके अत्यन्त विमन हुए किन्तु उपाय न देख घोडेपर चढकर अकेले उस पुरीसे निकले ॥ १९ ॥ वह सहाय विहीन बुद्धिमान् राजा नगरसे निकल गहन वनमें जाकर चिन्ता करने लगे कि, अब मैं कहां जाऊं ? ॥ २० ॥ अनन्तर उस स्थानसे तीन योजन अन्तर पर तापसवर सुमेधा ऋषिका पवित्र आश्रम विद्यमान है, यह जानकर उस आश्रममें गये ॥ २१ ॥ हे महाराज ! उस आश्रमके शोभाकी सीमा नहीं थी. वह नदीके तटपर स्थापित है, इसके स्थान स्थानमें अनेक प्रकारके वृक्ष विराजमान थे और उनके उपर कोकिला मधुर रव करतीं थीं. स्थान स्थानमें हिंसक जंतु विचरण करते थे, किन्तु उनका परस्पर वैरभाव नहीं था ॥ २२ ॥

प्रति प्रसन्न होकर वरदान किया था? हे कृपानिधे ! आप कृपा करके वह समस्त वृत्तान्त विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये॥ २॥ हे ब्रह्मन् ! आप उन महादेवीकी उपासना विधि, पूजाप्रणाली और होमविधि विस्तारसहित वर्णन कीजिये ॥ ३ ॥ सूतजी बोले हे ऋषिगण ! सत्यवतीके पुत्र कृष्णद्वैपायन राजा जन्मेजयके इसप्रकार वचन सुनकर परमप्रसन्न हो उनसे महामाया भगवतीकी पजाविधि कहने लगे ॥ ४ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! पूर्वकालके समय स्वारोचिषमन्वन्तरमे अतीव उदार प्रकृति और प्रजापालनपरायण सुरथनामक एक राजा थे ॥५॥ वह सत्यवादी कार्यदक्ष और गुरुके प्रति भक्तिमान् थे. वह सदा ब्राह्मणोंकी सेवा करते और अपनी धर्मपत्नीके अतिरिक्त कभी किसी स्त्रीके संग सहवास नहीं करते ॥ ६ ॥ वह दाता अग्रगण्य और धनुर्विद्यामे अतिनिपुण थे, वह किसीके संग विरोध नहीं करते, हे राजन् ! वह राजा सुरथ इस प्रकार निर्विघ्न राज्य पालन करते थे, इसी अवसरमे पर्वतवासी म्लेच्छगण ॥ ७ ॥ उनके शत्रु होगये ! यह मदमत्त कोला

उपासनाविधिंब्रह्मंस्तथापूजाविधिंवद ॥ विस्तरेणमहाभागहोमस्यचविधिंपुनः ॥ ३॥ सूतउवाच ॥ इतिभूपवचःश्रुत्वाप्रीतःसत्यवतीसुतः ॥ प्रत्युवाचनृपंकृष्णोमहामायाप्रपूजनम् ॥४॥ व्यासउवाच ॥ स्वारोचिषेंतरेपूर्वंसुरथोनामपार्थिवः ॥ बभूवपरमोदारःप्रजापालनतत्परः॥५॥ सत्यवादीकर्मपरोब्राह्मणानांचपूजकः ॥ गुरुभक्तिरतोनित्यंस्वदारगमनेरतः ॥ ६ ॥ दानशीलोऽविरोधीचधनुर्वेदैकपारगः ॥ एवंपालयतो राज्यंम्लेच्छाःपर्वतवासिनः ॥७॥ बलाच्छक्रत्वमापन्नाःसैन्यंकृत्वाचतुर्विधम् ॥ हस्त्यश्वरथपादातिसहितास्तेमदोत्कटाः ॥८॥ कोलाविध्वंसिनःप्राप्ताःपृथ्वीग्रहणतत्पराः ॥ सुरथःसैन्यमादायसंमुखःसमपद्यत ॥ ९ ॥ युद्धंसमभवद्घोरंतस्यतैरतिदारुणैः ॥ म्लेच्छानांतुबलंस्वल्पंराज्ञस्तद्बलमद्भुतम् ॥ १० ॥ तथापितैर्जितोयुद्धेदैवाद्राजापराजितः ॥ भग्नश्चस्वपुरंप्राप्तःसुरक्षंदुर्गमंडितम् ॥ ११ ॥ चिंतयामासमेधावीराजानीतिविचक्षणः ॥ प्रधानान्विमनादृष्ट्वाशत्रुपक्षसमाश्रितान् ॥ १२ ॥

नगर विध्वंसी म्लेच्छगण युद्धनीतिका अनुसरण न करके केवल बलपूर्वक समस्त ( पृथ्वी ) ग्रहण करनेकी अभिलाषासे हाथी घोडे रथ और पैदल इस चार प्रकारकी सेनाके सहित ॥ ८ ॥ सुरथ राजाका राज्य ग्रहण करनेके लिये आये, सुरथराजा भी अपनी सेनाको संग लेकर उनके सन्मुख हुए ॥ ९ ॥ तब उन परम दारुण म्लेच्छोंके संग उनका घोर युद्ध हुआ. हे महाराज ! तिसकाल म्लेच्छोंका सैन्यबल सामान्यमात्र और राजा सुरथका सैन्यबल अधिक था ॥ १० ॥ किन्तु तोभी म्लेच्छोंने दैववश युद्धमें जयलाभ की, तब राजा रणमे पराजित हो पलायनपूर्वक दुर्गद्वारा सुरक्षित अपने नगरमे चले आए ॥ ११ ॥ वह नीतिविशारद राजा मंत्रियोंको शत्रुओंके पक्षमें मिला देख अत्यन्त विमन होकर चिन्ता करने लगे कि, अब प्रधानमंत्री विमन होकर शत्रुके पक्षमें होगये है ॥ १२ ॥

वीणाध्वनि त्यागकर तुम जो घंटाध्वनि करती हो यह तुम्हारे रूप और यौवनके अतिशय विरुद्ध है ॥ ४२ ॥ हे अभिमानिनि ! यदि तुमको समरकी इच्छा हो तो
तुम कुत्सितरूप धारण करो. तुम्हारी आकृति क्रूर, वर्ण काककी समान काला हो विलोचनी हो ॥ ४३ ॥ लम्बे दोनों पाँव, दीर्घ नख, कुत्सित दांत, विकट
दोनों नेत्र, विडालकी समान पिंगलवर्ण होवें. हे देवि ! तुम ऐसा कुत्सितरूपधारण करके स्थिरभावसे समरमें रहो ॥ ४४ ॥ हे मृगलोचने ! तुम प्रथम मुझसे
कर्कश वचन कहो फिर मै युद्ध करूंगा. तुमको रतिकी समान सुन्दरी देखकर मेरा हाथ रणांगणमें तुम्हारे ऊपर प्रहार करनेको अग्रेसर नहीं होता ॥ ४५ ॥ हे
मृगलोचने ! रतिकी समान तुमको कैसे मारूं ? व्यासजी बोले हे भारतोत्तम ! जब शुंभने इसप्रकार वचन कहे तब जगदम्बिकाने उसको कामार्त्त देख ॥ ४६ ॥
कुछेक हँसकर यह बात कही देवी बोली रे मन्दात्मन् ! कामबाणोंसे मोहित होकर क्यों विषाद करता है ॥ ४७ ॥ मूढ ! यदि मुझको प्रहार करनेमें तेरा हाथ

यदितेसंगरेच्छास्तिकुरूपाभवभामिनि ॥ लंबोष्ठीकुनखीक्रूराध्वांक्षवर्णाविलोचना ॥ ४३ ॥ लंबपादाकुदंतीचमार्जारनयनाकृतिः ॥ ईदृशं
रूपमास्थायतिष्ठयुद्धेस्थिराभव ॥ ४४ ॥ कर्कशंवचनंब्रूहिततोयुद्धंकरोम्यहम् ॥ ईदृशींसुदतींदृष्ट्वानमेपाणिःप्रसीदति ॥ ४५ ॥ हंतुंत्वांमृ
गशावाक्षिकामकांतोपमेमृधे ॥व्यासउवाच॥ इतिब्रुवाणंकामार्तंवीक्ष्यतंजगदंबिका ॥४६॥ स्मितपूर्वमिदंवाक्यमुवाचभरतोत्तम॥देव्युवाच ॥
किंविषीदसिमंदात्मन्कामबाणविमोहित ॥ ४७ ॥ प्रेक्षिकाऽहंस्थितामूढकुरुकालिकयामृधम् ॥ चामुंडयावाकुर्वेतेतवयोग्येरणांगणे॥४८॥
प्रहरस्वयथाकामंनाऽहंत्वांयोद्धुमुत्सहे ॥ इत्युक्त्वाकालिकांप्राहदेवीमधुरयागिरा ॥४९ ॥ जह्येनंकालिकेक्रूरेकुरूपप्रियमाहवे ॥ व्यासउवाच॥
इत्युक्ताकालिकाकालप्रेरिताकालरूपिणी ॥ ५० ॥ गदांप्रगृह्यतरसातस्थावाजौकृतोद्यमा ॥ तयोःपरस्परंयुद्धंबभूवाऽतिभयानकम् ॥ ५१ ॥
पश्यतांसर्वदेवानांमुनीनांचमहात्मनाम् ॥ गदामुद्यम्यशुंभोऽथजघानकालिकांरणे ॥ ५२ ॥

अग्रेसर नहीं होता तो इस कुरूपा कालिकाके संग अथवा चामुण्डाके संग युद्ध कर ॥ ४८ ॥ यही समरांगणमे तेरे उपयुक्त है. सुतरां यही तुझसे युद्ध करेंगी मै
केवल देखती रहूंगी तेरी जैसी इच्छा हो वैसाही प्रहार कर किन्तु मै तेरे संग युद्ध करनेकी इच्छा नहीं करती. देवी भगवतीने उससे इसप्रकार कह फिर कालि
कासे मधुरवचनद्वारा कहा ॥ ४९ ॥ हे कालिके ! तुम्हारे अवयव ( अंग ) कठिन है और यह शुंभ भी समरमें कुरूपको बहुत अच्छा समझता है. इसकारण
तुमही इसका संहार करो. व्यासजी बोले हे महाराज ! वह कालरूपिणी कालिका देवीकी यह आज्ञा पाते ही ॥ ५० ॥ तत्काल गदा ले कालप्रेरितकी समान
समरमे उद्यत होकर स्थिति करने लगी. उनका परस्पर अत्यन्त भयानक युद्ध होने लगा ॥ ५१ ॥ देवता और मुनि देखनेलगे प्रथम तो शुम्भने गदा उद्यत
करके समरस्थलमे उस कालिकाको प्रहार किया ॥ ५२ ॥

यह रमणी अब अनेक प्रकारके अस्त्र और शस्त्रोसे सुसज्जित रहती है तो दानद्वारा इसको वशीभूत करना कभी संभव नहीं है और सब देवता जब इसके वशीभूत हैं तो भेद अवश्यही विफल होगा ॥ ३२ ॥ इस कारण पलायन न करके समरमें मरनाही श्रेष्ठ है. अब दैववश जय हो वा मरण हो इसमें हमारे चिन्ता करनेकी कोई बात नहीं है ॥ ३३ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! शुंभ मनमें इसप्रकार विचार कर बलप्रकाश करनेमें उद्यत हुआ और युद्धके लिये स्थिर निश्चय हो सामने खड़ी देवीसे कहने लगा ॥ ३४ ॥ हे देवि ! तुम्हारे युद्ध करनेसे हानि नहीं है किन्तु हे कोमलांगि ! तुम्हारा यह श्रम करना विफल होता है तुमको कुछ ज्ञान नहीं है क्योंकि जो नारीका धर्म नहीं है तुम उसकाही आचरण करती हो ॥ ३५ ॥ क्योंकि स्त्रियोंके दोनों नेत्रही बाण भ्रुयुगल शरासन, हावभाव शस्त्र और शृंगार–रसविचक्षण पुरुषही लक्ष्यस्थानीय है ॥ ३६ ॥ उनका अंगरागही युद्धका कवच, मनोरथही रथ और मृदु मधुरवाक्यालापही भेरी शब्द है. इनके अतिरिक्त स्त्रि

नदानैश्चालितुंयोग्यानानाशस्त्रविभूषिता ॥ भेदस्तुविफलःकामंसर्वदेववशानुगा ॥ ३२ ॥ तस्मात्तुमरणंश्रेयोनसंग्रामेपलायनम् ॥ जयो वामरणंवाऽद्यभवत्येवयथाविधि ॥ ३३ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ इतिसंचिंत्यमनसाशुंभःसत्त्वाश्रितोभवत् ॥ युद्धायसुस्थिरोभूत्वातामुवाचपुरःस्थिताम् ॥ ३४ ॥ देवियुध्यस्वकान्तेऽद्यवृथाऽयंतेपरिश्रमः ॥ मूर्खाऽसिकिलनारीणांनाऽयंधर्मःकदाचन ॥ ३५ ॥ नारीणां लोचनेबाणाभ्रुवावेवशरासनम् ॥ हावभावास्तुशस्त्राणिपुमॉंल्लक्ष्यंविचक्षणः॥३६॥सन्नाहश्चांगरागोत्ररथश्चाऽपिमनोरथः ॥ मन्दप्रजल्पितंभेरीशब्दोनाऽन्यःकदाचन ॥३७॥अन्यास्त्रधारणंस्त्रीणांविडंबनमसंशयम् ॥ लज्जैवभूषणंकांतेनचधाष्टर्यंकदाचन ॥ ३८ ॥ युध्यमानावरानारीकर्कशेवाऽभिदृश्यते ॥ स्तनौसंगोपनीयौवाधनुषःकर्षणेकथम् ॥३९॥क्वमंदगमनंकुत्रगदामादायधावनम् ॥ बुद्धिदाकालिकातेऽत्रचामुंडापरनायिका ॥४०॥ चंडिकामंत्रमध्यस्थालालनेऽसुस्वराशिवा ॥ वाहनंमृगराडास्तेसर्वसत्त्वभयंकरः ॥४१॥ वीणानादंपरित्यज्यघंटानादंकरोषि यत्॥रूपयौवनयोःसर्वंविरोधिवरवर्णिनि ॥ ४२ ॥

योंके युद्धका दूसरा साज नहीं है ॥ ३७ ॥ अतएव हे कान्ते ! स्त्रीका अन्य अस्त्रधारण करना केवल विडम्बनामात्र है, इसमे सन्देह नहीं स्त्रीका लज्जाही भूषण है किन्तु धृष्टता उसका भूषण कभी नहीं होसक्ता ॥ ३८ ॥ परमसुन्दरी स्त्रीभी यदि समरमे निहत हो तो वहभी कर्कशकी समान दिखाई देती है विशेष कर तुम जब धनुप खैचोगी तब तुम्हारे दोनो स्तन किस प्रकारसे गुप्त रहेंगे॥ ३९ ॥जब गदा लेकर दौडोगी तो तुम्हारी मन्थरगति कहॉ रहेगी ? हे सुन्दरि ! तुमको परामर्श देनेवाली कालिका और चामुंडा चतुर नहीं है ॥ ४० ॥ चण्डिका तुमको मंत्रणा देतीहै उसका स्वर अत्यन्त कर्कश है. अतएव वह किसप्रकार तुम्हारा लालन पालन करेगी ? इसके अतिरिक्त सब प्राणियोंको भयप्रद मृगराज तुम्हारा वाहन है. अतएव हे कान्ते ! तुम इन सबको छोड़कर मेरे निकट आओ ॥ ४१ ॥ हे वरवर्णिनि !

वीणाध्वनि त्यागकर तुम जो घंटाध्वनि करती हो यह तुम्हारे रूप और यौवनके अतिशय विरुद्ध है ॥ ४२ ॥ हे अभिमानिनि । यदि तुमको समरकी इच्छा हो तो तुम कुत्सितरूप धारण करो. तुम्हारी आकृति क्रूर, वर्ण काककी समान काला हो विलोचनी हो ॥ ४३ ॥ लम्बे दोनों पाँव, दीर्घ नख, कुत्सित दांत, विकट दोनों नेत्र, बिडालकी समान पिंगलवर्ण होवें. हे देवि ! तुम ऐसा कुत्सितरूपधारण करके स्थिरभावसे समरमें रहो ॥ ४४ ॥ हे मृगलोचने । तुम प्रथम मुझसे कर्कश वचन कहो फिर मै युद्ध करूंगा. तुमको रतिकी समान सुन्दरी देखकर मेरा हाथ रणांगणमें तुम्हारे ऊपर प्रहार करनेको अग्रेसर नहीं होता ॥ ४५ ॥ हे मृगलोचने ! रतिकी समान तुमको कैसे मारूं ? व्यासजी बोले हे भारतोत्तम ! जब शुंभने इसप्रकार वचन कहे तब जगदम्बिकाने उसको कामार्त्त देख ॥ ४६ ॥ कुछेक हँसकर यह बात कही देवी बोली रे मन्दात्मन् ! कामबाणोंसे मोहित होकर क्यो विषाद करता है ॥ ४७ ॥ मूढ ! यदि मुझको प्रहार करनेमें तेरा हाथ

यदितेसंगरेच्छास्तिकुरूपाभवभामिनि ॥ लंबोष्ठीकुनखीक्रूराध्वांक्षवर्णाविलोचना ॥ ४३ ॥ लंबपादाकुदंतीचमार्जारनयनाकृतिः ॥ ईदृशं रूपमास्थायतिष्ठयुद्धेस्थिराभव ॥ ४४ ॥ कर्कशंवचनंब्रूहिततोयुद्धंकरोम्यहम् ॥ ईदृशींसुदतींदृष्ट्वानमेपाणिःप्रसीदति ॥ ४५ ॥ हंतुंत्वांमृगशावाक्षिकामकांतोपमेमृधे ॥व्यासउवाच॥ इतिब्रुवाणंकामार्तंवीक्ष्यतंजगदंबिका ॥४६॥ स्मितपूर्वमिदंवाक्यमुवाचभरतोत्तम॥देव्युवाच॥ किंविषीदसिमंदात्मन्कामबाणविमोहित ॥ ४७ ॥ प्रेक्षिकाऽहंस्थितामूढकुरुकालिकयामृधम् ॥ चामुंडयावाकुर्वेतेतवयोग्येरणांगणे॥४८॥ प्रहरस्वयथाकामंनाऽहंत्वांयोद्धुमुत्सहे ॥ इत्युक्त्वाकालिकांप्राहदेवीमधुरयागिरा ॥४९ ॥ जह्येनंकालिकेक्रूरेकुरूपप्रियमाहवे ॥ व्यासउवाच॥ इत्युक्ताकालिकाकालप्रेरिताकालरूपिणी ॥ ५० ॥ गदांप्रगृह्यतरसातस्थावाजौकृतोद्यमा ॥ तयोःपरस्परंयुद्धंबभूवाऽतिभयानकम् ॥ ५१ ॥ पश्यतांसर्वदेवानांमुनीनांचमहात्मनाम् ॥ गदामुद्यम्यशुंभोऽथजघानकालिकांरणे ॥ ५२ ॥

अग्रेसर नहीं होता तो इस कुरूपा कालिकाके संग अथवा चामुण्डाके संग युद्ध कर ॥ ४८ ॥ यही समरांगणमें तेरे उपयुक्त है. सुतरां यही तुझसे युद्ध करेंगी मै केवल देखती रहूंगी तेरी जैसी इच्छा हो वैसाही प्रहार कर किन्तु मै तेरे संग युद्ध करनेकी इच्छा नहीं करती. देवी भगवतीने उससे इसप्रकार कह फिर कालिकासे मधुरवचनद्वारा कहा ॥ ४९ ॥ हे कालिके ! तुम्हारे अवयव ( अंग ) कठिन है और यह शुंभ भी समरमे कुरूपको बहुत अच्छा समझता हैं. इसकारण तुमही इसका संहार करो. व्यासजी बोले हे महाराज ! वह कालरूपिणी कालिका देवीकी यह आज्ञा पाते ही ॥ ५० ॥ तत्काल गदा ले कालप्रेरितकी समान समरमें उद्यत होकर स्थिति करने लगी. उनका परस्पर अत्यन्त भयानक युद्ध होने लगा ॥ ५१ ॥ देवता और मुनि देखनेलगे प्रथम तो शुम्भने गदा उद्यत करके समरस्थलमें उस कालिकाको प्रहार किया ॥ ५२ ॥

जो होनहार है वह हो, जो करनेवाला है वह करै, मुझको मरण वा जीवन किसी बातकी चिन्ता नहीं है ॥ ४ ॥ विशेष कर वह काल आराधित होनेपरभी मरण अथवा जीवनके अन्यथा करनेमें कभी समर्थ नहीं होता। देखो मेघ वर्षाकालमें वर्षा करके भी कभी कभी श्रावणमासमें वर्षा नहीं करते ॥ ॥ ५ ॥ और कभी कभी अगहन पौष माघ अथवा फाल्गुन इत्यादि अकालमेंभी अत्यंत वर्षा करते हैं, अतएव स्पष्टजानाजाता है, कि मुख्यता नहीं है" ॥ ६ ॥ वरन् काल केवल निमित्तमात्र है और दैवही कालकी अपेक्षा बलवान् है अतएव दैवनेही सब विश्व संसारको बनाया है. यह किसी प्रकारसे अन्यथा नहीं है ॥ ७ ॥ मै दैवकोही श्रेष्ठ विचारता हूं निरर्थक पुरुषकारको धिक्कार है क्योंकि जिस निशुंभने सब देवताओंको जीत लिया था, अब उसकोही एक सामान्य

यद्भवतितद्भवतुयत्करोतिकरोतुतत् ॥ नमेचिंताऽस्तिकुत्राऽपिमरणाज्जीवनात्तथा ॥ ४ ॥ सकालोऽप्यन्यथाकर्तुंभावितोनेशतेक्वचित् ॥ नवर्षतिचपर्जन्यःश्रावणेमासिसर्वथा ॥५॥ कदाचिन्मार्गशीर्षेवापौषेमाघेऽथफाल्गुने ॥ अकालेवर्षतीवाऽऽशुतस्मान्मुख्योनचास्त्ययम् ॥ ६॥ कालोनिमित्तमात्रंतुदैवंहिबलवत्तरम् ॥ दैवेननिर्मितंसर्वंनाऽन्यथाभवतीत्यदः ॥ ७ ॥ दैवमेवपरंमन्येधिक्पौरुषमनर्थकम्॥जेतायःसर्वदेवानां निशुंभोऽप्यनयाहतः॥८॥रक्तबीजोमहाशूरःसोऽपिनाशंगतोयदा॥तदाहंकीर्तिमुत्सृज्यजीविताशांकरोमिकिम्॥९॥ प्राप्तेकालेस्वयंब्रह्मापरार्धद्वयसंमिते ॥ निधनंयातितरसाजगत्कर्तास्वयंप्रभुः॥१०॥चतुर्युगसहस्रंतुब्रह्मणोदिवसेकिल ॥ पतंतिभवनात्पंचनवचेंद्रास्तथापुनः॥११॥तथैवद्विगुणेविष्णुर्मरणायोपकल्पते ॥ तथैवद्विगुणेकालेशंकरःशांतिमेतिच ॥ १२ ॥ काचिंतामरणेमूढानिश्चलेदैवनिर्मिते ॥ महीमहीधराणांचनाशःसूर्यशशांकयोः॥ १३ ॥

रमणीने मारडाला ॥ ८ ॥ हाय यह महावीर रक्तबीजभी जब मृत्युको प्राप्त हुआ है. तब मैं कीर्ति विसर्जन करके किसप्रकार जीवनकी आशा करूं ? ॥ ९ ॥ जिन्होने स्वयं विश्व ( संसार ) बनायाहै, वे ब्रह्माभी अपनी आयुका अंतिम कालउपस्थित होनेपर तत्काल मृत्युको प्राप्त होतेहैं ॥ १० ॥ देखो, ब्रह्माके एक दिनमें चार हजार युग होते है और उस एक दिनमे ही चौदह इन्द्रोंका पतन होता है ॥ ११ ॥ इसीप्रकार इनका द्विगुण समय वीतनेपर विष्णुकी परमायु शेष होती है, और उनका द्विगुण काल वीतनेपर महादेवभी शान्तिलाभ करते है ॥ १२ ॥ इस दृश्यमान पृथ्वी, पर्वत, चन्द्र और सूर्य सबकाही विनाश होगा. विशेषकर दैवने

सबकाही मरण स्थिर कर रक्खा है. अतएव रे मूढगण ! उस विषयमें मुझको कुछभी चिन्ता नहीं है ॥ १३ ॥ जीवके जन्म लेनेपर अवश्यही उसकी मृत्यु होगी और जीवका मरण होनेपरभी उसका फिर जन्म होगा इसमें सन्देह नहीं अतएव इस नाशवान् शरीरसे स्थिर यशकी रक्षा करनाही मनुष्यका कर्त्तव्य है॥१४॥ मेरा रथ सज्जित करो, अब दैववशतः युद्धम जय हो अथवा मरण हो, म शीघ्रही रणस्थलमें जाता हूं ॥ १५ ॥ अनन्तर शुंभ सैनिकोसे इसप्रकार कह, रथमे चढ हिमालय पर्वतके जिस स्थानमें अम्बिका देवी विराजमान थी, उसी स्थानमें गया ॥१६॥ तब हाथी, घोडे, रथ और पैदलों सहित चार प्रकारकी असंख्य सेना आयुध धारण करके उसके संग चली ॥ १७ ॥ शुंभने हिमाचलमें जाकर उस जगदम्बिकाको देखा कि, वह हिमाचलके एक प्रदेशमें सिंहके ऊपर चढी त्रिभुवन

जातस्यहिध्रुवंमृत्युर्ध्रुवंजन्ममृतस्यच ॥ अध्रुवेऽस्मिञ्छरीरेतुरक्षणीयंयशःस्थिरम् ॥ १४ ॥ रथोमेकल्प्यतांशीघ्रंगमिष्यामिरणाजिरे ॥ जयोवामरणंवापिभवत्वद्यैवदैवतः ॥ १५ ॥ इत्युक्त्वासैनिकाञ्छुंभोरथमास्थायसत्वरः ॥ प्रययावंबिकायत्रसंस्थितातुहिमाचले ॥ ॥ १६ ॥ सैन्यंप्रचलितंतस्यसंगेतत्रचतुर्विधम् ॥ हस्त्यश्वरथपादातिसंयुतंसायुधंबहु ॥ १७ ॥ तत्रगत्वाऽचलेशुंभःसंस्थितांजगदंबिकाम् ॥ त्रैलोक्यमोहिनींकांतामपश्यत्सिंहवाहिनीम् ॥ १८ ॥ सर्वाभरणभूषाढ्यांसर्वलक्षणसंवृताम् ॥ स्तूयमानांसुरैःखस्थैर्गंधर्वयक्षकिन्नरैः ॥१९॥ पुष्पैश्चपूज्यमानांचमंदारपादपोद्भवैः ॥ कुर्वाणांशंखनिनदंघंटानादंमनोहरम् ॥ २० ॥ दृष्ट्वातांमोहमगमच्छुंभःकामविमोहितः॥ पंचबाणाऽऽहतःकामंमनसासमचिंतयत् ॥ २१ ॥ अहोरूपमिदंसम्यगहोचातुर्यमद्भुतम् ॥ सौकुमार्यंचधैर्यंचपरस्परविरोधियत् ॥ २२ ॥ सुकुमाराऽतितन्वंगीसद्यःप्रकटयौवना ॥ चित्रमेतदसौबालाकामभावविवर्जिता ॥ २३ ॥

मोहिनी कान्ति धारण करके विराजमान हैं ॥१८॥ उनके अंग प्रत्यंग अनेक प्रकारके अलंकारोसे सुसज्जित और संपूर्ण शरीरमें सुलक्षण देदीप्यमान है, आकशमें स्थित दवता गंधर्व यक्ष और किन्नरगण॥१९॥पारिजातके पुष्पोंसे उनकी पूजा करके स्तव करते हैं और वह देवी जयसूचक मनोहर घंटानाद और शंखध्वनि करती है ॥ २० ॥ शुंभ उनको देखतेही कामसे मोहित होगया और मन्मथशरसे विद्ध होकर मनमें चिन्ता करने लगा ॥ २१ ॥ अहो ! यह अत्याश्चर्यका रूप लावण्य है ! ! इसका चातुर्य भी अद्भुत और विस्मयकर है ! ! क्या आश्चर्य है ! सुकुमारता और समरसहिष्णुताका परस्पर विरोध होनेपर भी इसमें दोनोंही विद्यमान हैं ॥ २२ ॥ इसका शरीर अत्यन्त कोमल और अंग प्रत्यंग सब कृश है. तिसपरभी सम्प्रति नवीन यौवनका उदय हुआ है तथापि इस बालाको किंचिन्मात्र

कामभाव नहीं है, यह अत्याश्चर्यका विषय है, इसमें सन्देह नहीं ॥ २३ ॥ कामकामिनीकी समान अत्यन्त सुन्दरी और समस्त सुलक्षणोंसे विभूषित होकर भी प्रमोदादि त्यागकर यह अम्बिका इन महाबलवान् असुरोंका संहार करती है, यह अति आश्चर्यका विषय है इसमें सन्देह नहीं ॥ २४ ॥ जो हो, अब जिससे यह स्त्री मेरे वशीभूत हो, मुझको वही उपाय अवलम्बन करना चाहिये. इस मरालनयनाको वशमें करनेके लिये वशीकरणमंत्र भी मेरे निकट नहीं है ॥ २५ ॥ अथवा मेरे पास मंत्र रहनेसेभी क्या होगा ? यह मदगर्विता बाला समस्त मंत्र स्वरूप है,अतएव उसी बलसे सब लोकोंको मोहित करती है, सुतरां यह वरवर्णिनी सुन्दरी किसप्रकार मेरे वशीभूत होगी ? ॥ २६ ॥ साम, दान और भेदसे यह वीरांगना वशमें होनेवाली नहीं है और अब समरस्थलसे भागकर पातालमें जाना भी युक्तिसंगत नहीं है

कामकांतासमारूपेसर्वलक्षणलक्षिता ॥ अंबिकेयंकिमेतत्तुहंतिसर्वान्महाबलान् ॥ २४ ॥ उपायःकोऽत्रकर्तव्योयेनमेवशगाभवेत् ॥ नमंत्रावामरालाक्षीसाधनेसन्निधौमम ॥ २५ ॥ सर्वमंत्रमयीह्येषामोहिनीमदगर्विता ॥ सुंदरीयंकथंमेस्याद्वशगावरवर्णिनी ॥ २६ ॥ पातालगमनंमेऽद्यनयुक्तसमरांगणात् ॥ सामदानविभेदैश्चनेयंसाध्यामहाबला ॥२७॥ किंकर्तव्यंक्वगंतव्यंविषमेसमुपस्थिते ॥ मरणंनोत्तमंचाऽत्रस्त्रीकृतंतुयशोपहृत् ॥ २८ ॥ मरणंऋषिभिःप्रोक्तंसंगरेमंगलास्पदम् ॥ यत्तत्समानबलयोर्योयोर्युध्यतोःकिल ॥ २९ ॥ प्राप्नेयंदैवरचिता नारीनरशतोत्तमा ॥ नाशायाऽस्मत्कुलस्येहसर्वथाऽतिबलाबला ॥३०॥ वृथाकिंसामवाक्यानिमयायोज्यानिसांप्रतम् ॥ हननायागताह्येषा किंतुसाम्नाप्रसीदति ॥ ॥३१ ॥

॥२७॥ अतएव इस समय मेरा विषम समय उपस्थित है, अब क्या कर्त्तव्य है ? कहां जाऊं ? और यदि समर करनेपर इस स्त्रीके हाथसे मृत्यु हुई तो वह मृत्यु भी उत्तम नहीं है, वरन् उसमें यशकी हानिही होगी ॥ २८ ॥ क्योंकि वीरगण सन्मुख समबलके सहित परस्पर युद्ध करके जो मृत्युको प्राप्त होते है, ऋपियोंने उसी मरणको मंगलास्पद कहा है ॥ २९ ॥ देवताओंने इस स्त्रीको शतपुरुषोकी अपेक्षा भी बलवती करके निर्माण किया है सुतरां यह नाममात्रकी अबला है कार्यमें इसके बलकी सीमा नहीं है. अतएव यह नारी हमारे कुलका क्षय करनेकेलिये ही यहां आई है इसमे संदेह नहीं ॥ ३० ॥ अब सामवचन कहनेसे, क्या फल होगा ? क्योंकि यह नारी हमारा विनाश करनेकोही आई है अतएव यह क्या सामवाक्योंसे प्रसन्न होगी ? ॥ ३१ ॥

यह रमणी अब अनेक प्रकारके अस्त्र और शस्त्रोंसे सुसज्जित रहती है तो दानद्वारा इसको वशीभूत करना कभी संभव नहीं है और सब देवता जब इसके वशीभूत हैं
तो भेद अवश्यही विफल होगा ॥ ३२ ॥ इस कारण पलायन न करके समरमें मरनाही श्रेष्ठ है. अब दैववश जय हो वा मरण हो इसमें हमारे चिन्ता करनेकी कोई
बात नहीं है ॥ ३३ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! शुंभ मनमें इसप्रकार विचार कर बलप्रकाश करनेमें उद्यत हुआ और युद्धके लिये स्थिर निश्चय हो सामने
खड़ी देवीसे कहने लगा ॥ ३४ ॥ हे देवि ! तुम्हारे युद्ध करनेसे हानि नहीं है किन्तु हे कोमलांगि ! तुम्हारा यह श्रम करना विफल होता है तुमको कुछ ज्ञान नहीं
है क्योंकि जो नारीका धर्म नहीं है तुम उसकाही आचरण करती हो ॥ ३५ ॥ क्योंकि स्त्रियोंके दोनों नेत्रही बाण भ्रुयुगल शरासन, हावभाव शस्त्र और शृंगार-
रसविचक्षण पुरुषही लक्ष्यस्थानीय है ॥ ३६ ॥ उनका अंगरागही युद्धका कवच, मनोरथही रथ और मृदु मधुरवाक्यालापही भेरी शब्द है. इनके अतिरिक्त स्त्रि
नदानैश्चालितुंयोग्यानानाशस्त्रविभूपिता ॥ भेदस्तुविफलःकामंसर्वदेववशानुगा ॥ ३२ ॥ तस्मात्तुमरणंश्रेयोनसंग्रामेपलायनम् ॥ जयो
वामरणंवाऽद्यभवत्येवयथाविधि ॥ ३३ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ इतिसंचिंत्यमनसाशुंभःसत्त्वाश्रितोभवत् ॥ युद्धायसुस्थिरोभूत्वातासु
वाचपुरःस्थिताम् ॥ ३४ ॥ देवियुध्यस्वकान्तेऽद्यवृथाऽयंतेपरिश्रमः ॥ मूर्खाऽसिकिलनारीणांनाऽयंधर्मःकदाचन ॥ ३५ ॥ नारीणां
लोचनेबाणाभ्रुवावेवशरासनम् ॥ हावभावास्तुशस्त्राणिपुमाँल्लक्ष्यंविचक्षणः॥३६॥सन्नाहश्चांगरागोत्ररथश्चाऽपिमनोरथः॥ मन्दप्रजल्पितंभेरी
शब्दोनाऽन्यःकदाचन ॥३७॥अन्यास्त्रधारणंस्त्रीणांविडंबनमसंशयम् ॥ लज्जैवभूषणंकांतेनचधाष्टर्यंकदाचन ॥ ३८ ॥ युध्यमानावरानारीक
र्कशेवाऽभिदृश्यते ॥ स्तनौसंगोपनीयौवाधनुषःकर्षणेकथम् ॥३९॥क्वमंदगमनंकुत्रगदामादायधावनम् ॥ बुद्धिदाकालिकातेऽत्रचामुंडापरना
यिका ॥४०॥ चंडिकामंत्रमध्यस्थालालनेऽसुस्वराशिवा ॥ वाहनंमृगराडास्तेसर्वसत्त्वभयंकरः ॥४१॥ वीणानादंपरित्यज्यघंटानादंकरोपि
यत्॥रूपयौवनयोःसर्वविरोधिवरवर्णिनि ॥ ४२ ॥
योंके युद्धका दूसरा साज नहीं है ॥ ३७ ॥ अतएव हे कान्ते ! स्त्रीका अन्य अस्त्रधारण करना केवल विडम्बनामात्र है, इसमें सन्देह नहीं स्त्रीका लज्जाही भूषण है
किन्तु धृष्टता उसका भूषण कभी नहीं होसक्ता ॥ ३८॥ परमसुन्दरी स्त्रीभी यदि समरमें निहत हो तो वहभी कर्कशकी समान दिखाई देती है विशेष कर तुम जब धनुष
खैंचोगी तब तुम्हारे दोनो स्तन किस प्रकारसे गुप्त रहेंगे॥ ३९ ॥जब गदा लेकर दौडोगी तो तुम्हारी मन्थरगति कहाँ रहेगी ? हे सुन्दरि ! तुमको परामर्श देनेवाली
कालिका और चामुंडा चतुर नहीं है ॥ ४० ॥ चण्डिका तुमको मंत्रणा देतीहै उसका स्वर अत्यन्त कर्कश है. अतएव वह किसप्रकार तुम्हारा लालन पालन करेगी ?
इसके अतिरिक्त सब प्राणियोंको भयप्रद मृगराज तुम्हारा वाहन है. अतएव हे कान्ते ! तुम इन सबको छोड़कर मेरे निकट आओ ॥ ४१ ॥ हे वरवर्णिनि !

संहार करता है ॥ ५७ ॥ हे महाराज ! उत्पत्तिका काल एक और नाशका एक दूसरा है यह तौ आपने प्रत्यक्षही देवी और इन्द्रादि विषयमें देखाहै॥ ५८॥ क्योंकि जब काल आपके अनुकूल था, तब आपने इन्द्रादि सब देवताओंको करद किया था, अब वह कालही आपके प्रतिकूल हुआ है, इस कारण एक सामान्य अवला नारी भी बलवान् असुरोको निहत करती है ॥ ५९ ॥ अतएव काल सदाही शुभ वा अशुभ करता है सनातन देवता अथवा वह काली इसका कारण नहीं हैं ॥ ६० ॥ हे राजन् ! वर्त्तमान काल आपके और दानवोंके अनुकूल नहीं है अतएव आप इसको जानकर जो इच्छाहो सो कीजिये ॥ ६१ ॥ देखो, पूर्वकालके समय इन्द्र, विष्णु, रुद्र, वरुण, यम इत्यादि प्रधान प्रधान देवताभी आयुधत्यागपूर्वक रणमे पीठ दिखाय आपके सन्मुखसे भागे थे ॥ ६२ ॥ उसी प्रकार आपभी अब जगत्को कालके वशीभूत जान रणसे भागकर शीघ्र पातालमें प्रवेश कीजिये । क्योंकि जीवित रहनेपर पुनर्वार

उत्पत्तिहेतुःकालोऽन्यःक्षयहेतुस्तथाऽपरः ॥ प्रत्यक्षंतेमहाराजदेव्याःसर्वेसवासवाः ॥ ५८ ॥ करदास्तेकृताःपूर्वंकालेनसंमुखेनच ॥ तेनैवविमुखेनाऽद्यबलिनोऽबलयाऽसुराः ॥ ५९ ॥ निहतानितरांकालःकरोतिचशुभाशुभम् ॥ नैवात्रकारणंकालीनैवदेवाःसनातनाः ॥ ६० ॥ यथातेरोचतेराजस्तथाकुरुविमृश्यच ॥ कालोऽयंनाऽत्रहेतुस्तेदानवानांतथापुनः ॥ ६१ ॥ त्वदग्रतोगतःशक्रोभग्नःसंख्येनिरायुधः ॥ तथाविष्णुस्तथारुद्रोवरुणोधनदोयमः ॥ ६२ ॥ तथात्वमपिराजेंद्रवीक्ष्यकालवशंजगत् ॥ पातालंगच्छतरसाजीवन्भद्रमवाप्स्यसि ॥ ६३ ॥ मृतेत्वयिमहाराजशत्रवस्तेमुदान्विताः ॥ मंगलानिप्रगायंतेविचरिष्यंतिसर्वतः ॥ ६४ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेपञ्चमस्कंधेत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३० ॥ व्यास उवाच ॥ इतितेषांवचःश्रुत्वाशुंभोदैत्यपतिस्तथा ॥ उवाचसैनिकानाशुकोपाकुलितलोचनः ॥ १ ॥ शुंभउवाच ॥ जाल्माःकिंब्रूतदुर्वाच्यंकृत्वाजीवितुमुत्सहे ॥ निहत्यसचिवान्भ्रातॄन्निर्लज्जोविचरामिकिम् ॥ २ ॥ कालःकर्ताशुभानांवाऽशुभानांबलवत्तरः ॥ कार्चितामममदुर्वारेतस्मिन्नीशेऽप्यरूपके ॥ ३ ॥

सब सुख प्राप्त होंगे ॥ ६३ ॥ और यदि आप मृत्युके कराल गालमें गिरगये तो वह आपके शत्रु आनंदितहो, मंगलसूचक गान करते हुए निर्भय सर्वत्र विचरण करेंगे ॥ ॥ ६४ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कंधे भाषाटीकायां त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३० ॥ व्यासजी बोले हेमहाराज! दानवपति शुंभ उन सैन्यगणोंके इसप्रकार वचन सुन क्रोधसे इधर उधर नेत्र चलाय तत्काल उनसे कहने लगा ॥ १ ॥ रे मूढगण ! तुम क्या कहतेहो ? मैं क्या यह अकथनीय घृणितकार्य करके जीवन धारण करनेकी इच्छा करसक्ता हूं ? कहो, मैं मंत्री और भ्राताओको निहत करके अब निर्लज्ज हो किस प्रकार विचरण करनेमें समर्थ हूंगा ? ॥ २ ॥ कालही अच्छे वा बुरे कार्यका प्रधान कर्त्ता है, अतएव वह रूपविहीन कालही यदि अच्छा वा बुरा करनेका अलंघनीय प्रभु है तो फिर मेरे चिन्ता करनेसे क्या फल होगा ? ॥ ३ ॥

आपके उस संग्रामस्थलमें जानेका उपयुक्त समय नहीं है; यही हमको बोध होता है ॥ ४५ ॥ देवकार्यके मिषसे सबकी कारणरूपिणी कोई उत्कृष्ट रमणी दानव कुलका संहार करनेको आई है, यह आप निश्चय जानिये॥ ४६ ॥ यह देवी कभी सामान्य रमणी नहीं है, यह निस्सन्देह परमशक्ति है, इनके चारित्र चिन्ताके अगोचरहै. अधिक क्या इनअनुत्तमा शक्तिको देवतालोगभी कभी जाननेमें समर्थ नहीं होते॥ ४७ ॥ जितनी मायाहै, यह देवी भलीभाँति उनका मूलजानतीहै. अतएव उसी मायाके बलसे इस समय नानाप्रकारके रूप धारण किये हैं। उन मंगलमयीने विचित्रभूषणोंसे भूषितहोकर समस्त आयुध धारण कियेहै ॥ ४८ ॥ यह देखनेसे दूसरी कालरात्रिकी समान भयंकर बोध होती है. इनके चारित्रोंका जानना अत्यन्त कठिन है सर्वसुलक्षणोसे विभूषित यह पूर्णप्रकृति कठिन कार्यके करनेमेंभी समर्थहै ॥ ॥ ४९ ॥ अधिक क्या कहैं! अद्भुत स्वभाव वह देवी देवताओंका कार्य साधन करतीहैं. और देवतालोग आकाशमें टिकेहुए निडर होकर उनका स्तव करतेहैं॥ ५० ॥

देवकार्यंसमुद्दिश्यकाऽपीयंपरमांगना ॥ हंतुंदैत्यकुलंनूनंप्राप्तेतिपरिचिंतय ॥ ४६ ॥ नैपाप्राकृतयोषैवदेवीशक्तिरनुत्तमा ॥ अचिंत्यचरिताकाऽपिदुर्ज्ञेयादैवतैरपि ॥ ४७ ॥ नानारूपधरातीवमायामूलविशारदा ॥ विचित्रभूषणादेवीसर्वायुधधराशुभा ॥ ४८ ॥ गहनागूढचरिताकालरात्रिरिवापरा ॥ अपारपारगापूर्णासर्वलक्षणसंयुता ॥४९॥ अंतरिक्षस्थितादेवास्तांस्तुवंत्यकुतोभयाः॥देवकार्यंचकुर्वाणांश्रीदेवींपरमाद्भुताम् ॥ ॥५०॥ पलायनंपरोधर्मःसर्वथादेहरक्षणम् ॥ रक्षितेकिलदेहेस्मिन्कालेस्मत्सुखतांगते ॥५१॥ संग्रामेविजयोराजन्भवितातेनसंशयः ॥ कालःकरोतिबलिनंसमयेनिर्बलंक्वचित् ॥ ५२ ॥ तंपुनःसबलंकृत्वाजयायोपदधातिहि ॥ दातारंयाचकंकालःकरोतिसमयेक्वचित् ॥५३॥ भिक्षुकंधनदातारंकरोतिसमयांतरे ॥ विष्णुःकालवशेनूनंब्रह्मावापार्वतीपतिः ॥५४॥ इंद्राद्यानिर्जराःसर्वेकालएवप्रभुःस्वयम् ॥तस्मात्कालंप्रतीक्षस्वविपरीतंतवाऽधुना॥५५॥ संमुखोदेवतानांचदैत्यानांनाशहेतुकः॥एकैवचगतिर्नास्तिकालस्यकिलभूपते॥५६॥ नानारूपधराऽप्यस्तिज्ञातव्यंतस्यचेष्टितम् ॥ कदाचित्संभवोनॄणांकदाचित्प्रलयस्तथा ॥ ५७ ॥

हे महाराज,! अब देहकी रक्षा करनाही प्रधान धर्म है. क्योंकि इस देहकी रक्षा होनेसेही फिर जब समय हमारे अनुकूल होगा ॥ ५१ ॥ तब आपकी भी समरमें जय होगी इसमें सन्देह नहीं. देखो, काल किसी समय बलवान्‌को दुर्बल करता है ॥ ५२ ॥ और समयान्तरमें उसकोही सबल करके विजयके निमित्त उद्यत करता है. काल किसी समय दाताको भिक्षुक ॥ ५३ और समयान्तरमें उस भिक्षुकको धनदाता करता है अधिक क्या ? ब्रह्मा, विष्णु, महेश्वर ॥ ५४ ॥ और इन्द्रादि देवता सभी कालके वशीभूत है, अतएव कालही स्वयं सब विषयोंका प्रभु है, इसकारण हे महाराज! आप कालकी प्रतीक्षा कीजिये इसका समय काल देवताओंके अनुकूल और आपके प्रतिकूल है ॥ ५५ ॥ इसलियेही देवताओंके सन्मुख हो वह काल अब दैत्योंका नाश करता है किन्तु हे भूपते! कालकी गति कभी एक प्रकारकी नहीं है ॥ ५६ ॥ बरन् उसके कार्य नानाप्रकारके होते हैं, यह आप निश्चय जानिये काल कभी मनुष्योंको उत्पन्न करता है और कभी उनका

तब निशुंभ दानवोंको गिरता हुआ देखकर अत्यन्त क्रोधके वशीभूत हुआ और दारुणगदा लेकर तत्काल चण्डिकाके निकट दौडा॥ ३३ ॥उस मदगर्वित असुरने प्रथम तो सिंहके मस्तकमें गदाप्रहार करके हास्य किया और उसी गदासे देवीपर प्रहार किया ॥ ३४ ॥ देवीने भी पुरोवर्त्ती निशुंभको प्रहार करते देख अत्यन्त कुपित होकर कहा ॥ ३५ ॥ रे मन्दमते ! जबतक मै इस खड्गसे तेरा गला नहीं काटती हूं तबतक अपेक्षा कर, अब तू शीघ्रही छिन्नस्कन्ध होकर शमनभवनमें जायगा ॥ ३६ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! चण्डिका देवीने यह बात कहतेही अत्यन्त सावधानीसे कृपाणद्वारा तत्काल उस निशुंभका मस्तक काट डाला॥ ३७॥ देवीके प्रहारसे मस्तक कटजानेपर वह अतिदारुण कबंध गदा हाथमें लेकर प्रचण्ड वेगसे भ्रमण करने लगा. तब देवता उसकी ऐसी अवस्था देखकर अत्यन्त भीत हुए॥ ३८॥ फिर देवीने शाणित बाणोंसे उस कबंधके हाथ और पॉव काट डाले, तब वह पापिष्ठ जीवनविहीन होकर पर्वतकी समान पृथ्वीमें गिरगया ॥ ३९ ॥उस भीम

पतितान्दानवान्दृष्ट्वानिशुंभोऽतिरुषान्वितः ॥ प्रययौचंडिकांतूर्णंगदामादायदारुणाम् ॥ ३३ ॥ सिंहंजघानगदयामस्तकेमदगर्वितः ॥ प्रहृत्यचस्मितंकृत्वापुनर्देवीमताडयत् ॥ ३४ ॥ साऽपितंकुपिताऽतीवनिशुंभंपुरतःस्थितम् ॥ प्रहरंतंसमीक्ष्याऽथदेवीवचनमब्रवी ३५॥ देव्युवाच ॥ तिष्ठमंदमतेतावद्यावत्खड्गमिदंतव ॥ ग्रीवायांप्रेरयाम्यस्माद्गंतासियमसादनम् ॥ ३६ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्कातरसादेवी कृपाणेनसमाहिता ॥ चिच्छेदमस्तकंतस्यनिशुंभस्याऽथचंडिका ॥ ३७ ॥ सच्छिन्नमस्तकोदेव्याकबंधोऽतीवदारुणः ॥ बभ्रामचगदापाणि स्त्रासयन्देवतागणान् ॥३८॥ देवीतस्यशितैर्बाणैश्चिच्छेदचरणौकरौ ॥ पपातोर्व्यांततःपापीगतासुःपर्वतोपमः ॥३९॥ तस्मिन्निपतितेदैत्येनि शुंभेभीमविक्रमे ॥ हाहाकारोमहानासीत्तत्सैन्येभयकंपिते ॥४०॥ त्यक्त्वाऽऽयुधानिसर्वाणिसैनिकाःक्षतजाऽऽप्लुताः ॥ जग्मुर्बुंबारवंसर्वेकुर्वा णाराजमंदिरम् ॥४१॥ तानागतान्सुसंप्रेक्ष्यशुंभःशत्रुनिपूदनः ॥ पप्रच्छकनिशुंभोऽसौकथंभग्नाःपलायिताः ॥४२॥ तच्छ्रुत्वावचनंराज्ञस्ते प्रोचुःप्रणताभृशम् ॥ राजंस्तेनिहतोभ्राताशेतेसमरमूर्धनि ॥४३॥ तयानिपातिताःशूरायेचतेऽप्यनुजाऽनुगाः ॥ वयंत्वांकथितुंसर्ववृत्तांतंसमु पागताः ॥ ४४ ॥ निशुंभोनिहतस्तत्रतयाचंडिकयाधुना ॥ नहियुद्धस्यकालोद्यतवराजन्रणांगणे ॥ ४५ ॥

पराक्रम दानव निशुंभके मरनेपर उसकी भय कंपित सेनामें महान् हाहाकार शब्द हुआ ॥ ४० ॥ तब सब सैनिक रुधिरकी धारामें प्लावित होकर समस्त आयुध परित्यागपूर्वक आर्त्तनाद करते करते असुरराज शुंभके समीप भागकर गये॥ ४१ ॥उस शत्रुनिषूदन शुंभने उनको आया हुआ देखकर पूँछा हे दैत्यगण ! इस समय निशुंभ कहां है ? तुम किसलिये रणसे भागकर चले आये हो ? ॥ ४२ ॥ उन सैनिकोंने शुंभके इसप्रकार वचन सुनकर प्रणामपूर्वक कहा हे राजन् ! आपके भाई निशुंभने निहत होकर रणभूमिमें शयन किया है ॥ ४३ ॥ हे महाराज ! जो सब वीर दानव तुम्हारे माताके अनुगामी हुए थे, देवीने उनको भी मारडाला है. केवल हमलोग ही आपसे यह वृत्तान्त कहनेके लिये यहां आये है ॥ ४४ ॥॥ हे राजन् ! सम्प्रति देवीके शस्त्रप्रहारसे निशुंभ मृत्युको प्राप्त हुए है । इसकारण अब

विवाहकी इच्छा और जयेच्छाको त्याग किया और मरनेमें स्थिरनिश्चय हो धनुष धारण कर स्थिति करने लगा॥ २० ॥तब देवी समरस्थलमें दानवको इस प्रकार स्थित देखकर कुछेक हास्यसहित संपूर्ण दानवोंके सन्मुख कहने लगी ॥ २१ ॥ रे पामरगण ! यदि तुमको जीवित रहनेकी इच्छा हो तो इसी स्थानमें सब अस्त्र शस्त्र छोडकर पाताल अथवा समुद्रमें भाग जाओ ॥ २२ ॥ वा मेरे बाणोके प्रहारसे रणस्थलमे विनष्ट हो, स्वर्गसुख प्राप्त कर निर्भय क्रीडारसका अनुभव करो ॥२३॥ एक समय वा एकाधारमे किसी प्रकारसे कातरता और वीरता प्रकाशित नहीं होती. इस कारण मैं सबकोही अभय देती हूं,अब जिस स्थानमें सुख हो उसी स्थानमें चले जाओ॥२४॥व्यासजी बोले हे महाराज!वह मदगर्वित निशुंभ देवीके इसप्रकार वचन सुन निशित खड्ग और अष्टचन्द्रक शोभायमान चर्म ढाल लेकर दौडा ॥ २५ ॥और प्रथम तो असिद्वारा मदमत्त सिंहके मस्तकमें वेगसहित प्रहार किया और फिर वह असि अत्यन्त बलपूर्वक घुमाय जगदम्बिकाके ऊपर

तंतथादानवंदेवीस्मितपूर्वमिदंवचः ॥ बभाषेशृण्वतांतेषांदैत्यानांरणमस्तके ॥ २१ ॥ गच्छध्वंपामरायूयंपातालंवाजलार्णवम् ॥ जीविताशां स्थिरांकृत्वात्यक्त्वाऽत्रैवायुधानिच ॥२२॥ अथवामच्छराघातहतप्राणारणाजिरे ॥ प्राप्यस्वर्गसुखंसर्वेक्रीडंतुविगतज्वराः ॥ २३ ॥ कातरत्वं चशूरत्वंनभवत्येवसर्वथा ॥ ददाम्यभयदानंवैयांतुसर्वेयथासुखम् ॥ २४ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्याकर्ण्यवचस्तस्यानिशुंभोमदगर्वितः ॥ नि शितंखड्गमादायचर्मचैवाऽष्टचंद्रकम् ॥२५॥ धावमानस्तुतरसाऽसिनासिंहमदोत्कटम् ॥ जघानाऽतिबलान्मूर्ध्निभ्रामयञ्जगदंबिकाम् ॥२६॥ ततोदेवीस्वगदयावंचयित्वासिपातनम् ॥ ताडयामासतंबाहोर्मूलेपरशुनातदा ॥ २७ ॥ खड्गेननिहतःसोऽपिबाहुमूलेमहामदः ॥ संस्तभ्यवेदनांभूयोजघानचंडिकांतदा ॥ २८॥ साऽपिघंटास्वनंघोरंचकारभयदंनृणाम् ॥ पपौपुनःपुनःपानंनिशुंभंहंतुमिच्छती ॥२९॥ एवंपरस्परंयुद्धं बभूवाऽतिभयप्रदम् ॥ देवानांदानवानांचपरस्परजयैषिणाम् ॥ ३० ॥ पलादाःपक्षिणःक्रूराःसारमेयाश्चजंबुकाः ॥ ननृतुश्चाऽतिसंतुष्टागृध्राः कंकाश्चवायसाः ॥३१॥ रणभूर्भातिभूयिष्ठपतिताऽसुरवर्ष्मकैः ॥ रुधिरस्रावसंयुक्तैर्गजाश्वदेहसंकुला ॥ ३२ ॥

चलाई॥॥२६॥तब देवीने अपनी गदासे असिका आघात निवारण करके परशुद्वारा उसके बाहुमूलमें प्रहार किया॥२७॥वीरवर निशुंभने बाहुमूलमें आहत होकर भी उस वेदनाको सहकर फिर चण्डिकाको खड्गद्वारा प्रहार किया ॥ २८ ॥ तब देवीने ऐसी घोर घंटाध्वनि करी कि,उससे संपूर्ण दैत्य डरगये । फिर उन्होंने निशुंभको मारनेकी इच्छासे वारंवार मधुपान किया॥२९॥ हे महाराज। इस प्रकार परस्पर जयाभिलाषी देवता और दानवोंका अत्यन्त भयंकर युद्ध होने लगा ॥३०॥ तिसकाल मांसभक्षक क्रूरप्रकृति सारमेय ( श्वानसमूह ) जम्बुक, गृध्र, कंक ( पक्षिविशेष ) और वायस इत्यादि पक्षिगण अत्यन्त संतुष्ट होकर रणस्थलमें नाचने लगे ॥३१॥ असंख्य दानव हाथी और घोडोके देह रुधिर धारासे भीजकर समरमें गिरनेसे रणभूमिने अत्यन्त भयंकर आकार धारण किया ॥ ३२ ॥

अब मै समरमें निःसन्देह इस शुंभ और निशुंभको वध करूंगी ॥ ९॥ इनका मृत्यु निकटवर्ती है. अतएव यह दैवमायासे मोहित होकरही मेरे निकट उपस्थित हुए हैं. इसकारण अब सब देवताओंके सामनेही मै इनको निहत करूंगी ॥ १० ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! चण्डीने कालिकासे यह बात कहतेही सहसा कानों पर्यन्त धनुषको खैच मारे बाणोंके पुरोवर्त्ती निशुंभको ढकदिया ॥ ११ ॥ निशुंभने भी तत्काल शाणित बाणोंसे उनके वह सब बाण काट दिये । तब इसप्रकार उनका परस्पर अत्यन्त भयानक युद्ध होनेलगा ॥१२॥ इसी समयमें भगवतीके सिंहने, केशर कपायमान करतेहुए बलवान् हाथी जिसप्रकार सरोवरमें प्रवेश करता है इसीप्रकार उस सेनारूपी समुद्रमे अवगाहन किया ॥ १३ ॥ तिसकाल जो जो दानव उसके सामने पडने लगे, वैसेही वह नख और दातोंके प्रहारसे उनके सब

आसन्नमरणावेतौसंप्राप्तौदैवमोहितौ ॥ पश्यतांसर्वदेवानांहनिष्याम्यहमद्यतौ ॥ १० ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वाकालिकांचंडीकर्णाकृष्टशरोत्करैः ॥ छादयामासतरसानिशुंभंपुरतःस्थितम् ॥ ११ ॥ दानवोऽपिशरांस्तस्याश्चिच्छेदनिशितैःशरैः ॥ तयोःपरस्परंयुद्धं बभूवाऽतिभयानकम् ॥ १२ ॥ केसरीकेशजालानिधुन्वानःसैन्यसागरम् ॥ गाहयामासबलवान्सरसींवारणोयथा ॥ १३ ॥ नखैर्दंतप्रहारैस्तुदानवान्पुरतःस्थितान् ॥ चखादचविशीर्णांगान्गजानिवमदोत्कटान् ॥ १४ ॥ एवंविमथ्यमानेतुसैन्येकेसरिणातदा ॥ अभ्यधावन्निशुंभोऽथविकृष्टवरकार्मुकः ॥ १५ ॥ अन्येऽपिक्रुद्धादैत्येंद्रादेवींहंतुमुपाययुः ॥ संदष्टदंतरसनारक्तनेत्राह्यनेकशः ॥ १६ ॥ तत्राजगामतरसाशुंभःसैन्यसमावृतः ॥ निहत्यकालिकांकोपाद्ग्रहीतुंजगदंबिकाम् ॥ १७॥ तत्राऽऽगत्यददर्शाऽऽजावंबिकांचपुरःस्थिताम् ॥ रौद्ररसयुतांकांतांश्रृंगाररससंयुताम् ॥ १८॥ तांवीक्ष्यविपुलापांगींत्रैलोक्यवरसुंदरीम् ॥ सुरक्तनयनांरम्यांक्रोधरक्तेक्षणांतथा ॥ १९॥ विवाहेच्छांपरित्यज्य जयाशांदूरतस्तथा ॥ मरणेनिश्चयंकृत्वातस्थावाहितकार्मुकः ॥ २० ॥

अंगोंको विदीर्ण कर मदमत्त हाथीकी समान उनका भक्षण करने लगा ॥ १४ ॥ उस केसरीके इसप्रकार सैन्यविमर्दन करनेपर फिर निशुंभ उत्कृष्ट धनुषको ग्रहण करके दौडा ॥ १५ ॥ तब अन्यान्य शत शत दानवपतिभी क्रोधसे लाल लाल नेत्र कर दाँतोंसे होंठोंको काटते हुए देवीको मारनेके लिये वहां आये ॥ १६ ॥ इधर शुंभ कालिकाको निहत कर जगदम्बिकाको ग्रहण करनेकी इच्छासे सेनाको संग ले अत्यन्त वेगसहित वहां आया॥ १७॥ शुंभने रणस्थलमें आकर देखा कि जगदम्बिका सन्मुख हो विराजमान है, वह शृंगाररसोचित कमनीय कान्तिधारण करने परभी रौद्ररसमें पारिपूर्ण होरहीहैं ॥ १८ ॥ उन त्रिभुवनसुन्दरी विपुल अपांगवाली भगवतीके दोनों नेत्र स्वाभाविक रक्तवर्ण होनेपरभी उसकाल कोपके कारण अत्यन्त लोहित होगयेथे॥ १९॥शुंभने उनका ऐसा रूपलावण्य देखकरभी

क्या हुआ ???"इस प्रकार आर्त्तनाद करते करते दैत्यपति शुंभसे जाकर कहा ॥ ३५ ॥ हे राजेन्द्र ! अम्बिका देवीने रक्तबीजको मार डाला है और चामुण्डाने उसका सभी रक्त पान किया है ॥ ३६॥ प्रचण्डवेगशाली देवीके वाहन सिंहने अन्यान्य वीर्यशाली दानवोंको निहत किया है, और कालीने बची हुइ सेनाको जीत लिया है ॥ ३७ ॥ हे दानवेन्द्र ! युद्धका यह सब वृत्तान्त और चण्डिका देवीके समरांगणके वे अद्भुत चारित्र कहनेकेलियेही हम भागकर आपके पास आये हैं ॥ ॥ ३८ ॥ हे महाराज ! हमारे विचारसे क्या दैत्य, क्या दानव, क्या गंधर्व, क्या असुर, क्या यक्ष, क्या पन्नग, क्या चारण, क्या राक्षस, क्या उरग कोई इस रमणीके जीतनेमें समर्थ नहीं हो सकेगा ॥ ३९ ॥ हे राजेन्द्र ! इन्द्राणी इत्यादि अपर सब शक्तियें उस समरस्थलमें आई है वह अपने अपने वाहनपर चढ कर अनेक प्रकारके आयुधोंसे युद्ध करती है ॥ ४० हे दानवेन्द्र ! अधिक और क्या कहें उन सबने एकत्र मिलकर उत्तमोत्तम आयुधोंसे सब दानवोंकी सेना और

राजन्नंबिकयारक्तबीजोऽसौविनिपातितः॥चामुंडातस्यदेहात्तुपपौसर्वंचशोणितम्॥३६॥येचाऽन्येदानवाःशूरावाहनेनाऽतिरंहसा॥ सिंहेननिहताःसर्वेकाल्याचभक्षिताःपरे॥३७॥वयंत्वांकथितुंराजन्नागतायुद्धचेष्टितम् ॥ चरितंचतथादेव्याःसंग्रामेपरमाद्भुतम्॥३८॥अजेयेयंमहाराजसर्वैथादैत्यदानवैः॥गन्धर्वासुरयक्षैश्चपन्नगोरगराक्षसैः॥३९॥अन्यास्तत्रागतादेव्यइंद्राणीप्रमुखाभृशम्॥ युध्यमानामहाराजवाहनैरायुधैर्युताः॥ ॥४०॥ताभिःसर्वंहतंसैन्यंदानवानांवरायुधैः॥रक्तबीजोऽपिराजेंद्रतरसाविनिपातितः ॥४१॥ एकापिदुःसहादेवीकिंपुनस्ताभिरन्विता॥सिंहोऽपिहन्तिसंग्रामेराक्षसानमितप्रभः ॥४२॥ अतोविचार्यसचिवैर्यद्युक्तंतद्विधीयताम् ॥ नवैरमनयायुक्तंसंधिरेवसुखप्रदः॥४३॥आश्चर्यमेतदखिलंयन्नारीहंतिराक्षसान् ॥ रक्तबीजोऽपिनिहतःपीतंतस्याऽपिशोणितम् ॥४४॥ अन्येनिपातितादैत्याःसंग्रामेविकयानृप ॥ चामुंडयाचमांसंवैभक्षितंसकलंरणे॥४५॥वरंपातालगमनंतस्याःसेवाऽथवावरा ॥ नतुयुद्धंमहाराजकार्यमेतयासह ॥४६॥ ननारीप्राकृताह्येषादेवकार्यार्थसाधिनी ॥ मायेयंप्रबलादेवीक्षपयंतीयमुत्थिता ॥ ४७ ॥

उस रक्तबीजको भी विना विलम्ब मार डाला है ॥ ४१ ॥ उस अमितप्रभाव सिंहने भी समरमें अनेक दानवोंको निहत किया है. हे राजन् ! एक मात्र उस देवीका ही भार सहना कठिन था इसपर भी अब वह देवताओंकी शक्तियोंसे मिलित होकर युद्ध करती है ॥ ४२॥ अतएव मंत्रियोंके संग परामर्श करके जो युक्तिसंगत हो वही करो, हमारे विचारमे उससे शत्रुता छोड़कर संधि करनाही तुम्हारे पक्षमें अतिउत्तम है॥ ४३ ॥हे महाराज ! विचार कर देखिये कि, उस रमणीने सब दानवोंको मार फिर रक्तबीजका सब शोणित पान कर उसको भी मार डाला; इसकी अपेक्षा आश्चर्यका विषय और क्या है ? ॥ ४४ ॥ हे राजन् ! अम्बिका देवीने अपरापर सब दैत्योंकोही रणस्थलमे विनष्ट किया है व चामुंडाने उनका रुधिर और मांस सभी भक्षण किया है ॥ ४५॥ हे महाराज! यह सब देखकर विचार होता है कि,अम्बिका देवीकी सेवा या पातालपुरमे भागना यह दोनों कार्य हमारे पक्षमें श्रेष्ठ हैं. किन्तु उससे युद्ध करना कभी वोध नहीं होता ॥ ४६ ॥ यह सामान्य स्त्री नहीं है, वरन्

प्रहारसे रक्तोत्पन्न दानवाको अभी हनन करूगी. तुम उन दानवोंको इच्छानुसार भक्षणकरके इस रणस्थलमें विचरण करती रहो ॥ २४॥ हे विशाललोचने!अधिक और क्या कहूं तुम उसके रुधिरकी धारा इस प्रकार पीना कि,एक बूँदमात्र भी पृथ्वीमें न गिरै ॥ २५ ॥ ऐसा होनेसेही इस दानवको भक्षित होनेपर फिर अपर दानव उत्पन्न नही होसकेंगे.अतएव इसप्रकारही यह अवश्य नाशको प्राप्त होगा.इसके अन्यथा होनेसे यह कभी नहीं मरेगा ॥२६॥ मैं रक्तवीजको प्रहार करती हूं और तुम शत्रुके मारनेमें यत्नवान् होकर तत्काल सब रुधिर पान करो ॥ २७ ॥ हे चामुण्डे ! इसप्रकार दैत्यदलनिर्मूल कर इन्द्रको निष्कण्टक स्वर्गका राज्य दे फिर स्थिर हो हम सब सुखपूर्वक प्रस्थान करैं ॥२८॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! चण्डविक्रमा चामुण्डा देवी अम्बिकाके इसप्रकार वचन सुनतेही रक्तबीजके देहसे निकली रुधिरधारा पान करने लगी॥२९॥अम्बिका देवी मूशल और खड्गसे उसके शरीरको खंड खंड करनेलगी और वह कृशोदरी चामुण्डा,

तथाकुरुविशालाक्षिपानंतद्रुधिरस्यच ॥ बिंदुमात्रंयथाभूम्यांनपतेदपिसांप्रतम् ॥ २५ ॥ भक्ष्यमाणास्तदादैत्यानचोत्पत्स्यंतिचाऽपरे ॥ एवमेपांक्षयोनूनंभविष्यतिनचाऽन्यथा ॥ २६ ॥ घातयिष्याम्यहंदैत्यंत्वंभक्षयचसत्वरा ॥ पिबंतीक्षतजंसर्वंयतमानाऽरिसंक्षये ॥ २७ ॥ इत्थंदैत्यक्षयंकृत्वादत्त्वाराज्यंसुरालयम् ॥ इंद्रायसुस्थिरंसर्वंगमिष्यामोयथासुखम् ॥ २८ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तांबिकयादेवीचामुंडा चंडविक्रमा ॥ पपौचक्षतजंसर्वंरक्तबीजशरीरजम् ॥ २९ ॥ अंबिकातंजघानाऽऽशुखड्गेनमुसलेनच ॥ चखाददेहशकलांश्चामुंडातान्कृशोदरी ॥३०॥ सोऽपिक्रुद्धोगदाघातैश्चामुंडांसमघातयत् ॥ तथापिसापपावाशुक्षतजंतमभक्षयत् ॥ ३१ ॥ येऽन्येरुधिरजाःक्रूरारक्तबीजामहाबलाः ॥ तेऽपिनिष्पातिताःसर्वेभक्षितागतशोणिताः ॥ ३२ ॥ कृत्रिमाभक्षिताःसर्वेयस्तुस्वाभाविकोऽसुरः ॥ सोऽपिप्रपातितोहत्वाखड्गेनाऽतिविखंडितः ॥३३॥ रक्तबीजेहतेरौद्रेयेचान्येदानवारणे ॥ पलायनंततःकृत्वागतास्तेभयकंपिताः ॥३४॥ हाहेतिविब्रुवंतस्तेशुंभंप्रोचुःसुविह्वलाः ॥ रुधिरारक्तदेहाश्चविगतास्त्राविचेतसः ॥ ३५ ॥

भी उस खंडितदेहको तत्काल भक्षण करनेलगी॥३०॥तब रक्तबीजभी कुपित हो गदाघातसे चामुण्डाको प्रहार करने लगा.चामुण्डा इसप्रकार गुरुतर आहत होकर भी रुधिरकी धारा पान करके उसके अंग प्रत्यङ्गको भक्षण करने लगी॥३१॥हे महाराज!जो सब क्रूर प्रकृति महाबलवान् दानव रक्तबीजके रुधिरसे उत्पन्न हुए थे कालिका देवीने उनका रुधिर पान किया और अम्बिकाने उनको निपतित किया ॥ ३२ ॥ इसप्रकार शोणितसम्भूत दानवोंके भक्षित होनेपर जो प्रकृत रक्तबीज था अम्बिका देवीने उसको भी खड्गसे खंड खंड करके गिरा दिया ॥३३॥ तब उस महासुर रक्तबीजको समरमें देवीके हाथसे निहत हुआ देख अन्यान्य दानवलोग भयसे कंपितकलेवर हो भागने लगे ॥ ३४ ॥ अस्त्र शस्त्रहीन विचेतन प्रायः रुधिराक्तकलेवर उस संपूर्ण सेनाने अत्यन्त विह्वलहो "हाय

करके भक्षण करती हुई समरस्थलमें विचरण और वारंवार घोर शब्द करने लगीं ॥ ५५ ॥ शिवदूती अट्टहास द्वारा दानवोंको जैसेही पृथ्वीपर गिराती थीं वैसेही कालिका और चण्डिका तत्काल उनको भक्षण करने लगीं ॥ ५६ ॥ देवताओंके हितकी कामनासे उस समरमें कौमारी मयूरपर चढी शिलापर पैनाये वाण कर्णपर्यन्त आकर्षण कर शत्रुसंहार करने लगीं ॥ ५७ ॥ वारुणी शक्ति सन्मुख संग्राममें दैत्योंको पाशद्वारा बांधकर गिराने लगीं,इससे वह चेतना रहित और मूर्च्छित हो पृथ्वीमें गिरने लगे॥५८॥हे राजन् ! इस प्रकार मातृकागणोंने जब दानवोंकी सेनाको विमर्दित किया तब वह अत्यन्त वीर्यवान् पराक्रांत दानवोंकी सेना डरकर भागने लगी॥५९॥तब,उस सेनारूपी सागरमे महान् विपद्सूचक बुम्बारव होने लगा.इधर उस समय सब देवता देवियोंके ऊपर फूलोंकी वर्षा करने लगे ॥६०॥ असुरोंका घोरतर आर्त्तनाद और देवताओंकी जयध्वनि सुनकर दानवश्रेष्ठ रक्तबीज अत्यन्त कुपित हुआ ॥६१॥ विशेषकर तिस समय दानवोंकी सेनाको भागता और देवताओंको गर्जता देख वह महाबलवान् तेजस्वी दानव क्रोधमें भर शीघ्र समरमे आया ॥ ६२ ॥ तिसकाल रक्तबीज क्रोधसे लाल लाल नेत्रकर अनेक अस्त्रशस्त्रोंके सहित रथमें बैठ अद्भुत ज्याशब्द करता हुआ. समरकी इच्छासे देवीके समीप आया ॥६३॥ इति श्रीदेवीभागवते महा पुराणे पंचमस्कंधे भाषाटीकायां अष्टाविंशोऽध्यायः ॥ २८ ॥ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! देवदेव महादेवजीने महावीर रक्तबीजको जिसप्रकार अद्भुत वर दिया था उस विषयको कहता हू, आप मन लगाकर सुनिये ॥ १ ॥ जिससमय इस महावीरके शरीरसे रक्तविन्दु गिरेंगे उसी समय उस रक्तसे उसीकी समान

शिवदूतीसाट्टहासैःपातयामासभूतले ॥ तांश्चखादाऽथचामुंडाकालिकाचत्वरान्विता ॥५६ ॥ शिखिसंस्थाचकौमारीकर्णाकृष्टैःशिलाशितैः॥ निजघानरणेशत्रून्देवानांचहितायवै ॥ ५७ ॥ वारुणीपाशसंबद्धान्दैत्यान्समरमस्तके ॥ पातयामासतत्पृष्ठेमूर्च्छितान्गतचेतनान् ॥ ५८ ॥ एवंमातृगणेनाऽऽजावतिवीर्यपराक्रमम् ॥ मर्दितंदानवंसैन्यंपलायनपरंह्यभूत् ॥ ५९ ॥ बुंबारवस्तुसुमहानभूत्तत्रबलार्णवे ॥ पुष्पवृष्टिंतदादेवा श्चक्रुर्देव्यागणोपरि ॥ ६० ॥ तच्छ्रुत्वानिनदंघोरंजयशब्दंचदानवाः ॥ रक्तबीजश्चुकोपाशुदृष्ट्वादैत्यान्पलायितान् ॥ ६१॥ गर्जमानांस्तथा देवान्वीक्ष्यदैत्योमहाबलः ॥ रक्तबीजस्तुतेजस्वीरणमभ्याययौतदा ॥ ६२ ॥ सायुधोरथसंविष्टःकुर्वञ्ज्याशब्दमद्भुतम् ॥आजगामतदादेवीं क्रोधरक्तेक्षणोद्यतः ॥ ६३ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेपंचमस्कंधेऽष्टाविंशोऽध्यायः ॥ २८ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ वरदानमिदंतस्यदानव स्यशिवार्पितम् ॥ अन्यद्भुततरंराजञ्छृणुतत्प्रब्रवीम्यहम्॥ १॥तस्यदेहाद्रक्तबिंदुर्यदापतति भूतले॥ समुत्पतंतिदैतेयास्तद्रूपास्तत्पराक्रमाः ॥२॥

समरमें विनष्ट करूंगी. हे राजन् ! तुम्हारे कल्याणकी कामनासे महाराणी अम्बिका देवीने यह सब कहकर मुझको भेजा है ॥ ४४॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! वे शूलधारी शंकर देवीके अमृतमय हितकर वे वचन प्रधान प्रधान दानवोंको सुनाकर मौन होगये॥ ४५॥ जिस शक्तिने शंभुको दूत बनाकर दानवोंके पास भेजा था. संपूर्ण त्रिभुवनमें वह शिवदूतीके नामसे विख्यात हुई ॥ ४६ ॥ तब दैत्यलोग देवीके वे दुष्कर वचन शंकरके मुखसे सुन कवच बांध और धनुप बाण धारण करके युद्धकी इच्छासे शीघ्र निकले॥ ४७॥दानवलोग वेगसहित रणस्थलमे आय आकर्ण आकृष्ट शिलाशाणित तीक्ष्णबाणोंसे चण्डिकापर प्रहार करनेलगे॥ ४८॥ तब कालिका देवी किसीको शूलाघातसे किसीको शक्तिप्रहारसे और किसीको गदाघातसे विदीर्ण करके उनको भक्षण करतीं हुई रणस्थलमें विचरण करने लगीं॥

व्यासउवाच ॥ इतिदैत्यवरान्देवीवाक्यममृतसन्निभम् ॥ हितकृच्छ्रावयित्वासप्रत्यायातश्चशूलभृत् ॥ ४५ ॥ ययासौप्रेरितःशंभुर्दूतत्वे दानवान्प्रति ॥ शिवदूतीतिविख्याताजातात्रिभुवनेखिले ॥ ४६ ॥ तेऽपिश्रुत्वावचोदेव्याःशंकरोक्तंतुदुष्करम् ॥ युद्धायनिर्ययुःशीघ्रंदंशिताःशस्त्रपाणयः ॥ ४७ ॥ तरसारणमागत्यचंडिकांप्रतिदानवाः ॥ निर्जघ्नुश्चशरैस्तीक्ष्णैःकर्णाकृष्टैःशिलाशितैः ॥ ४८ ॥ कालिकाशूलपातैस्तान्गदाशक्तिविदारितान् ॥ कुर्वतीव्यचरत्तत्रभक्षयंतीचदानवान् ॥ ४९ ॥ कमंडलुजलाक्षेपगतप्राणान्महाबलान् ॥ ब्रह्माणीचाऽकरोत्तत्रदानवान्समरांगणे ॥ ५० ॥ माहेश्वरीवृषारूढात्रिशूलेनाऽतिरंहसा ॥ जघानदानवान्संख्येपातयामासभूतले ॥ ५१ ॥ वैष्णवीचक्रपातेनगदापातेनदानवान् ॥ गतप्राणांश्चकाराऽऽशुचोत्तमांगविवर्जितान् ॥ ५२ ॥ ऐंद्रीवज्रप्रहारेणपातयामासभूतले ॥ ऐरावतकराघातपीडितान्दैत्यपुंगवान् ॥ ५३ ॥ वाराहीतुंडघातेनदंष्ट्राग्रपातनेनच ॥ जघानक्रोधसंयुक्ताशतशोदैत्यदानवान् ॥ ५४ ॥ नारसिंहीनखैस्तीव्रैर्दारितान्दैत्यपुंगवान् ॥ भक्षयंतीचचाराऽऽजौननादचमुहुर्मुहुः ॥ ५५ ॥

॥ ४९ ॥ ब्रह्माणी समराङ्गणमें महाबल दानवोंके शरीरमें कमण्डलुके जलका सिंचन करके उनके प्राण विनष्ट करने लगीं ॥ ५० ॥ माहेश्वरी बैलपर चढी अतिवेगसे त्रिशूलद्वारा दानवोंको प्रहार करके पृथ्वीमे गिरानेलगीं॥५१॥वैष्णवी गदाघातसे अनेक दैत्योंका प्राणविनाश और चक्रप्रहारसे अनेक दैत्योंके मस्तक काटने लगीं ॥५२॥ इन्द्राणी ऐरावतके करप्रहारसे पीडित प्रधान प्रधान दानवोंपर वज्रप्रहार करके उनको पृथ्वीपर गिराने लगीं ॥५३॥ वाराही क्रोधके वशीभूत हो दाँतोंके अग्रभाग और तुण्डप्रहारसे शत शत दैत्य दानवोंको शमन—सदनमें प्रेरणकरने लगीं॥५४॥नारसिंही तीक्ष्ण नखोंके द्वारा दानव श्रेष्ठोंको विदीर्ण

कृषिकार्यमें बहुत सस्य उत्पन्न हो. व्यासजी बोले हे महाराज ! सर्व लोकोंके मंगलदायक देवेश शंकरने जब इसप्रकार कहा ॥ ३३ ॥ तब चंडिका देवीके शरीरसे
एक अतिअद्भुत शक्ति निकली उसकी आकृति अत्यन्त भीषण और प्रचंड थी उसके चारोंओर शत शत शिवा घोरतर भीषण शब्द करनेलगीं ॥ ३४ ॥ तब
उस घोररूप शक्तिने कुछेक हँसते हँसते पञ्चाननसे कहा हे देवेदेव ! आप दैत्योंके अधिपति शुंभके निकट अभी जाइये ॥ ३५॥ हे कामनाशन। आप मेरे दूतकार्यमें तत्पर
हूजिये, हे शंकर! मेरे वचनानुसार मदगर्वित कामातुर दैत्यपति शुंभ और निशुंभसे कहिये कि॥ ३६॥ तुम देवताओंका राज्यछोडकर अभी पातालमें प्रवेशकरो देवता स्वर्ग
मे जाकर सुखपूर्वक वास करें इन्द्र अपने सुशोभित आसनको प्राप्तहो॥ ३७॥ और अधिक क्या कहूं देवता स्वर्गस्थान और अपना अपना यज्ञभाग पावें और यदि तुमको
चंडिकायाःशरीरात्तुनिर्गताशक्तिरद्भुता॥ भीषणाऽतिप्रचंडा चशिवाशतनिनादिनी॥ ३४॥ घोररूपाऽथपंचास्यमित्युवाचस्मितानना॥ देवदेवव्र
जाशुत्वंदैत्यानामधिपंप्रति ॥ ३५ ॥ दूतत्वंकुरुकामारेब्रूहिशुंभंस्मराकुलम् ॥ निशुंभंचमदोत्सिक्तंवचनान्ममशंकर ॥ ३६॥ मुक्त्वात्रिविष्टपं
यातयूयंपातालमाशुवै ॥ देवाःस्वर्गेसुखंयांतुतुराषाट्स्वासनंशुभम् ॥३७॥ प्राप्नोतुत्रिदिवंस्थानंयज्ञभागांश्चदेवताः ॥ जीवितेच्छाचयुष्माकं
यदिस्यात्तुमहत्तरा ॥३८॥ तर्हिगच्छतपातालंतरसायत्रदानवाः ॥ अथवाबलमास्थाययुद्धेच्छामरणायचेत् ॥ ३९ ॥ तदाऽऽगच्छंतुतृप्यंतुम
च्छिवाःपिशितेनवः ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्याःशूलपाणिस्त्वरान्वितः ॥ ४० ॥ गत्वाऽऽहदैत्यराजानंशुंभंसदसिसंस्थितम् ॥
शिवउवाच ॥ राजन्दूतोहमंबायास्त्रिपुरांतकरोहरः ॥४१॥ त्वत्सकाशमिहाऽऽयातोहितंकर्तुंतवाऽखिलम् ॥ त्यक्त्वास्वर्गंतथाभूमिंयूयंगच्छत
सत्वरम्॥४२॥पातालंयत्रप्रह्लादोबलिश्चबलिनांवरः॥अथवामरणेच्छाचेत्तर्ह्याऽऽगच्छतसत्वरम्॥४३॥ संग्रामेवोहनिष्यामिसर्वानेवाहमाशुवै॥
इत्युवाचमहाराज्ञीयुष्मत्कल्याणहेतवे ॥ ४४ ॥
जीवनकी नितान्त वासनाहो॥ ३८॥ तो जहां दानवलोग वास करतेहैं, तुम अभी उस पातालमे प्रवेश करो, नहीं तो यदि मरनेके लिये तुम्हारी सेनासहित संग्राम करने
की इच्छाहै तो शीघ्र रणस्थलमें आओ॥ ३९॥ तुम्हारा मांस भक्षण करके मेरी शिवागण तृप्तहों.व्यासजी बोले हे महाराज! उनके इसप्रकार वचन सुन शूलपाणिने
शीघ्रतासे ॥ ४० ॥ उसी समय सभामे बैठेहुए दानवराज शुंभके निकट जाकर कहा शिव बोले हे राजन् ! मैं त्रिपुरासुरका अन्तक स्वयं हर हूं; इससमय अम्बिका
देवीका दूत होकर॥ ४१ ॥तुम्हारे सब विषयोंमें हित साधन करनेके लियेही तुम्हारे पास आया हूं;वीरवर बलि और प्रह्लाद जिस स्थानमे वास करते है, तुम स्वर्गराज्य
और मर्त्यलोक राज्यको त्यागकर अभी उस पातालपुरमे चले जाओ अथवा यदि मृत्युकी इच्छा हो तो युद्धमें जाओ ॥ ४२ ॥ ४३ ॥ तो मैं तुम सबको अभी

ललाटमे अर्द्धचन्द्र हाथमे सर्पवलयचूडी धारण करके आई, चारुवदना कौमारी देवी मोरपर चढ शक्ति ले ॥ २२ ॥ कार्तिकेयकी समानरूप धारणपूर्वक युद्ध करनेकी इच्छासे रणस्थलमे आई. सुमुखी इन्द्राणी श्वेतहाथीपर चढी ॥ २३ ॥ संपूर्ण अंग प्रत्यंगको विविधभूपणोंसे भूपित कर हाथमे वज्र लिये युद्धकी अभिलापासे रणस्थलमें आई. शूकर रूपिणी वाराही अतिऊंचे प्रेतासनपर विराजमान हो रणस्थलमे उपस्थित हुई ॥ २४ ॥ नारसिंही नृसिंहके समान देहधारण करके वहां आई. यमकी शक्ति यमके समान भयानक रूप धारण कर भैंसेकी पीठपर चढ हाथमे दंड लिये ॥ २५ ॥ कुछेक हँसती हुई समरस्थलमें आई. इसीप्रकार मन्दोमत्ता कौबेरी शक्ति वारुणी शक्ति ॥ २६ ॥ और अन्यान्य सब शक्तियाँ तदनुयायी रूप वाहन और भूपणोंसे सज्जित हो अपनी सेनाके सहित समरमें

अर्धचन्द्रधरादेवीतथाऽहिवलयाशिवा ॥ कौमारीशिखिसंरूढाशक्तिहस्तावरानना ॥२२॥ युद्धकामासमायाताकार्तिकेयस्वरूपिणी ॥ इन्द्राणीसुष्टुवदनासुश्वेतगजवाहना ॥२३॥ वज्रहस्तातिरोषाढ्यासंग्रामाभिमुखीययौ ॥ वाराहीसूकराकाराप्रोढप्रेतासनामता ॥ २४॥ नारसिंहीनृसिंहस्यबिभ्रतीसदृशंवपुः ॥ याम्याचमहिषारूढादंडहस्ताभयप्रदा॥२५॥समायाताऽथसंग्रामेयमरूपाशुचिस्मिता ॥ तथैववारुणीशक्तिःकौबेरीचमदोत्कटा ॥२६॥ एवंविधास्तथाकाराययुःस्वस्वबलैर्वृताः ॥ आगतास्ताःसमालोक्यदेवीमुदमवापच॥२७॥स्वस्थामुमुदिरेदेवादैत्याश्चभयमाययुः ॥ ताभिःपरिवृतस्तत्रशंकरोलोकशंकरः ॥ २८ ॥ समागम्यचसंग्रामेचंडिकामित्युवाचह ॥ हन्यंतामसुराःशीघ्रंदेवानांकार्यसिद्धये ॥ २९ ॥ निशुंभंचैवशुंभंचयेचाऽन्येदानवाःस्थिताः ॥ हत्वादैत्यबलंसर्वंकृत्वाचनिर्भयंजगत् ॥ ३० ॥ स्वानिस्वानिचधिष्ण्यानिसमागच्छंतुशक्तयः ॥ देवायज्ञभुजःसंतुब्राह्मणायजनेरताः ॥ ३१ ॥ प्राणिनःसंतुसंतुष्टाःसर्वेस्थावरजंगमाः ॥ शमंयांतुतथोत्पाताईतयश्चतथापुनः ॥ ३२ ॥ घनाःकालेप्रवर्षंतुकृषिर्बहुफलातथा ॥ व्यासउवाच ॥ एवंब्रुवतिदेवेशेशंकरेलोकशंकरे ॥ ३३ ॥

आने लगीं. देवी उनको आयी हुई देखकर अत्यानन्दित हुई ॥ २७ ॥ देवता भी स्वस्थचित्त होकर हर्ष प्रकाश करने लगे. किन्तु दानव यह देखकर वहुत भयभीत हुए. सब लोकोंके मंगलकारक शंकरने तिसकाल उन शक्तियोको संग ले ॥ २८ ॥ समरस्थलमें उपस्थित हो चण्डिका देवीसे कहा शुंभ निशुंभ तथा और जो सब दानव इस समरमें आये है, देवताओंका कार्य साधनकरनेके लिये उन असुरोंका शीघ्र संहार करो. सपूर्ण दानवकुलका विनाश करके जगतकी भयसे रक्षा कर ॥ २९ ॥ ३० ॥ शक्तियें अपने अपने स्थानको जायँ देवता यज्ञभोजी ब्राह्मण लोग यजन कार्यमें निरत ॥ ३१ ॥ और स्थावर जंगम इत्यादि सब प्राणी परम सतुष्ट हो उत्पात और अतिवृष्टि अनावृष्टि इत्यादि सब ईति शलभादिभय दूर हो ॥ ३२ ॥ मेघ नियमित समयमे जलवृष्टि करे और

असुरराज शुंभने दारुण बुम्बारव ( करमुखसंयोगसे विपद्सूचक आर्त्तनाद ) सुनकर ॥ १० ॥ संपूर्ण दानवसेनाको रणसाजसे सज्जित होनेकी आज्ञा दी. शुंभने कहा इसी समय सब दानव, कम्बोजगण ॥ ११ ॥ और अन्यान्य सेनापतिगण अपनी अपनी सेनासहित युद्धमें जाय विशेषकर कालिकेयगण शूर और अत्यन्त बलवान् है, अतएव वे भी सेनासहित समरमें जायँ. व्यासजी बोले हे महाराज ! शुंभकी आज्ञा पातेही हाथी घोडे पैदल और रथी. यह चतुरंगिणी सेना ॥ १२॥ मदमत्त होकर देवीके संग्रामस्थलमें चली. चंडिका देवी दानवोंकी सेनाको समीप आती हुई देख ॥ १३ ॥ तत्काल वारंवार भीषण और भयप्रद घंटाध्वनि करने लगी. फिर जगदम्बिकाने भी ज्याशब्द और शंखनाद किया ॥ १४ ॥ तब कालीभी अपना मुँह फैलाय उस शब्दके संगही संग तदनुरूप घोरशब्द करने लगी. अनन्तर देवीके वाहन बलवान् सिंहने भी ॥१५॥ उस घोरशब्दको सुन ऐसी गर्जना करी कि, जिससे दानवोंको अद्भुत भय हुआ. तब महाबलवान् दानव उस शब्दको सुनकर क्रोधसे अधीर हो ॥ १६ ॥ देवीके ऊपर बाणोंकी वर्षा करने लगे. उस रोमहर्षण विस्मयकर दारुण युद्धके आरंभ होनेपर ॥ १७ ॥ ब्रह्मादि देवताओंकी सब शक्तियाँ चण्डिका देवीके निकट आने लगीं. जिस देवताका जैसा रूप जिस प्रकारके भूषण और जैसे वाहन थे ॥ १८ ॥ उन उन देवताओंकी शक्तियें उसी प्रकार रूपधारण कर तदनुयायी वाहनपर चढ और वैसेही भूषणोंसे विभूषित होकर समरमें आने लगीं. हंसकी पीठपर चढ अक्ष सूत्र और कमण्डलु लेकर ॥ १९ ॥ ब्रह्माजीकी विख्यात ब्रह्माणी शक्ति आई. पीतवसना वैष्णवी गरुडपर चढ शंख चक्र गदा ॥ २० ॥ और पद्म हाथमें धारण करके आई शिवरमणी शांकरी देवी वृषभारूढ हो त्रिशूल लिये ॥ २१ ॥

उद्योगंसर्वसैन्यानांदैत्यानामादिदेशह ॥ शुंभउवाच ॥ निर्यांतुदानवाःसर्वेकांबोजाःस्वबलैर्वृताः ॥११॥अन्येऽप्यतिबलाःशूराःकालकेयाविशेषतः॥ व्यासउवाच ॥ इत्याज्ञप्तंबलंसर्वंशुंभेनचचतुर्विधम् ॥१२॥ निर्जगाममदाविष्टंदेवीसमरमंडले ॥ तमागतंसमालोक्यचंडिकादानवंबलम् ॥१३॥ घंटानादंचकाराशुभीषणंभयदंमुहुः ॥ ज्यास्वनंशंखनादंचचकारजगदंबिका ॥१४॥ तेननादेनसाजाताकालीविस्तारिताननाः॥ श्रुत्वातान्निनदंघोरंसिंहोदेव्याश्चवाहनम् ॥ १५ ॥ जगर्जसोऽपिबलवाञ्जनयन्भयमद्भुतम् ॥ तन्निनादमुपश्रुत्यदानवाःक्रोधमूर्छिताः ॥१६ ॥ सर्वेचिक्षिपुरस्त्राणिदेवीप्रतिमहाबलाः ॥ तस्मिन्नेवाऽऽयतेयुद्धेदारुणेलोमहर्षणे ॥१७ ॥ ब्रह्मादीनांचदेवानांशक्तयश्चंडिकांययुः ॥ यस्यदेवस्ययद्रूपंयथाभूषणवाहनम् ॥१८॥ ताद्दग्रूपास्तदादेव्यःप्रययुःसमरांगणे॥ब्रह्माणीवरटारूढासाक्षसूत्रकमंडलुः॥१९॥आगताब्रह्मणःशक्तिर्ब्रह्माणीतिप्रतिश्रुता ॥ वैष्णवीगरुडारूढाशंखचक्रगदाधरा ॥२०॥पद्महस्तासमायातापीतांबरविभूषिता ॥ शांकरीतुवृषारूढात्रिशूलवरधारिणी॥२१॥

जब रक्तबीज देवीके सामने यह सब कहकर मौन हुआ ॥ ६२ ॥ ६३ ॥ तब कालिका अम्बिका और चामुण्डा यह सुनकर हँसने लगीं ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तविंशोऽध्यायः ॥२७॥ व्यासजी बोले हे नरपते ! देवी रक्तबीजके इस प्रकारके वचन सुन हँसतीहुई मेघकी समान गंभीर स्वरद्वारा उससे इसप्रकार युक्तिसंगत वचन कहने लगीं ॥ १ ॥ हे मन्दात्मन् ! मैने प्रथमही दूतसे यथोचित वचन कहे हैं, इसकारण अब क्यों व्यर्थ श्लाघा करता है ? ॥ २ ॥ त्रिभुवनमे यदि कोई पुरुष रूप, बल और विभवमे मेरे समान हो तो मै उसको ही पति बनाऊंगी ॥ ३ ॥ तुम शुंभ और निशुंभके समीप जाकर उनसे कहो कि, मैने पूर्वमे यही प्रतिज्ञा की है, अतएव मुझे युद्धमें जीतकर विधिपूर्वक विवाह करो ॥ ४ ॥ तुम दैत्यपति शुंभकी आज्ञानुसार उनका कार्य करनेके

शुंभंसुराणांजेतारंनिशुंभंवामहाबलम् ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वारक्तबीजोऽसौविररामपुरःस्थितः ॥ ६२ ॥ श्रुत्वाजहासचामुंडाकालिकाचांबिकातथा ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पञ्चमस्कन्धे सप्तविंशोऽध्यायः ॥ २७ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ कृत्वाहास्यंततोदेवीतमुवाचविशांपते ॥ मेघगंभीरयावाचायुक्तियुक्तमिदंवचः ॥ १ ॥ पूर्वमेवमयाप्रोक्तंमंदात्मन्किंविकत्थसे ॥ दूतस्याऽग्रेयथायोग्यंवचनंहितसंयुतम् ॥ २ ॥ सदृशोममरूपेणबलेनविभवेनच ॥ त्रिलोक्यांयदिकोऽपिस्यात्तंपतिंप्रवृणोम्यहम् ॥ ३ ॥ ब्रूहिशुंभंनिशुंभंचप्रतिज्ञामेपुराकृता ॥ तस्माद्युद्धचस्वजित्वामांविवाहंविधिवत्कुरु ॥ ४ ॥ त्वंवैतदाऽऽज्ञयाप्राप्तस्तस्यकार्यार्थसिद्धये ॥ संग्रामंकुरुपातालंगच्छवापतिनासह ॥ ५ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंदेव्याःसदैत्योऽमर्षपूरितः ॥ मुमोचतरसाबाणान्सिंहस्योपरिदारुणान् ॥ ६ ॥ अंबिकाताञ्छरान्वीक्ष्यगगनेपन्नगोपमान् ॥ चिच्छेदसायकैस्तीक्ष्णैर्लघुहस्ततयाक्षणात् ॥७॥अन्यैर्जघानविशिखैरक्तबीजंमहासुरम् ॥ अंबिकाचापनिर्मुक्तैःकर्णाकृष्टैःशिलाशितैः ॥ ८ ॥ देवीबाणहतःपापोमूर्च्छामापरथोपरि ॥ पतितेरक्तबीजेतुहाहाकारोमहानभूत् ॥ ९ ॥ सैनिकाश्चुक्रुशुःसर्वेहताःस्मइतिचाऽब्रुवन् ॥ ततोबुंबारवंश्रुत्वाशुंभःपरमदारुणम् ॥ १० ॥

लिये यहां आये हो, अतएव होसके तो संग्राममें प्रवृत्त होओ नहीं तो अपने प्रभुके सहित पातालमें भाग जाओ ॥५॥ व्यासजीबोले हे महाराज ! देवीके इसप्रकार वचन सुन वह दानव क्रोधमें भरगया और तत्काल सिंहके ऊपर दारुण बाण छोडने लगा ॥ ६ ॥ तब अम्बिकाने आकाशमागम सर्पकी समान उस शरजालको देखकर लघुहस्तता प्रयुक्त तीक्ष्ण बाणोंसे क्षणमात्रमेही उन सब बाणोंको छिन्न भिन्न कर डाला ॥ ७ ॥ और अपना धनुष कानोंपर्यन्त खैंच शिला पर पैनाये अन्यान्य बाणोंको छोडकर महावीर रक्तबीजको प्रहार किया ॥ ८ ॥ तब वह पापिष्ठ देवीके शराघातसे मूर्च्छित होकर रथपर गिरपडा रक्तबीजके गिरनेपर उसकी सेनामें महान् हाहाकार शब्द होने लगा ॥ ९ ॥ और हाय ! हाय ! हम मारे गये यह कहकर सेना रुदन करने लगी. फिर

आयु,जीवन और मरणकाल प्राप्त होनेपरहीदैवकर्तृक विहित होता है ॥ ३१ ॥ क्योंकि स्वीयकालका अवसान होनेपर ब्रह्मा, विष्णु और पार्वतीपति महादेवकाभी पतन होता है आयुके अवसानमे इन्द्र इत्यादि सब देवताभी नाशको प्राप्त होते हैं॥ ३२ ॥इसीप्रकार मैंभी भलीभाँति कालके वशीभूत हूं अतएव इस समय स्वधर्मपालन करके जय अथवा विनाशको प्राप्त हूंगा इसमें संशय क्या है ? ॥ ३३ ॥ यह अबला इच्छानुसार मुझको युद्धकेलिये बुलाती है अतएव मै भागकर किसप्रकार शत शत वर्ष जीवन धारण करनेमें समर्थ हूंगा ? ॥ ३४ ॥ मै आज संग्राम करूंगा जो होनहार हैं सो हो. इसमें जय हो वा मृत्यु ही हो मैं दोनों ही स्वीकार करूंगा ॥ ॥ ३५ ॥ उद्यमवादी पण्डितगण दैवको मिथ्या कहते हैं जो उनके वचनका सार मर्म जान सक्ते है वही उनके वचनको युक्तिसंगत जानते हैं ॥ ३३ ॥ उद्यमके

ब्रह्मापततिकालेस्वेविष्णुश्चपार्वतीपतिः ॥ नाशंगच्छन्त्यायुषोंतेसर्वेदेवाःसवासवाः ॥ ३२ ॥ तथाऽहमपिकालस्यवशगःसर्वथाऽधुना ॥
नाशंजयंवागंतास्मिस्वधर्मपरिपालनात् ॥ ३३ ॥ आहूतोप्यनयाकामंयुद्धायाऽबलयाकिल ॥ कथंपलायनपरोजीवेयंशरदांशतम् ॥ ३४ ॥
करिष्याम्यद्यसंग्रामंयद्भावितद्भवत्विह ॥ जयोवामरणंवाऽपिस्वीकरोमियथातथा ॥ ३५ ॥ दैवंमिथ्येतिविद्वांसोवदंत्युद्यमवादिनः ॥
युक्तियुक्तंवचस्तेषांयेजानंत्यभिभाषितम् ॥ ३६ ॥ उद्यमेनविनाकामंनसिध्यंतिमनोरथाः ॥ कातराएवजल्पंतियद्भाव्यंतद्भविष्यति ॥ ३७ ॥
अदृष्टंबलवन्मूढाःप्रवदंतिनपंडिताः ॥ प्रमाणंतस्यसत्त्वेकिमदृश्यंदृश्यतेकथम् ॥३८॥ अदृष्टंक्काऽपिदृष्टंस्यादेषामूर्खविभीषिका ॥ अवलंबंवि
नैवैषादुःखेचित्तस्यधारणा॥३९॥चक्रीसमीपेसंविष्टासंस्थितापिष्टकारिणी ॥ उद्यमेनविनापिष्टंनभवत्येवसर्वथा॥४०॥उद्यमेचकृतेकार्यसिद्धिं
यात्येवसर्वथा॥ कदाचित्तस्यन्यूनत्वेकार्यंनैवभवेदपि॥४१॥देशंकालंचविज्ञायस्वबलंशत्रुजंबलम्॥कृतंकार्यंभवत्येवबृहस्पतिवचोयथा॥४२॥

विना कभी मनोरथ सिद्ध नहीं होता कातर मनुष्य जो होनेवाला है वह अवश्य होगा, इसप्रकार कल्पना करते है ॥ ३७ ॥ मन्दबुद्धि मनुष्यही अदृष्टको बलवान् कहते है किन्तु पण्डितलोग नहीं कहते अदृष्ट है वा नहीं इसका कोई प्रमाण नहीं है क्योंकि जो अदृष्ट अदृश्य है वह किसप्रकार दृश्य होगा ? ॥ ३८ ॥ अदृष्ट क्या कभी दिखाई दिया है ? यह मूर्खलोगोंकी विभीषिका मात्र है सुतरां यह अज्ञ मनुष्योंकी दुःखावस्थामें अवलम्बनके अतिरिक्त चित्त धारणका उपायमात्र है इसमें सन्देह नहीं ॥ ३९ ॥ चक्कीके समीप रहनेपर भी कोई वस्तु पुरुषके उद्यम बिना किसी प्रकार नहीं पिस सक्ती ॥ ४० ॥ अतएव कार्यानुरूप उद्यम करनेसे वह कार्य अवश्यही सिद्ध होता है कार्यकी अपेक्षा यदि उद्यम अल्प हो, तो वह कार्य कभी सम्पन्न नहीं होता॥ ४१ ॥ देश, काल, शत्रु और अपने बलको भलीभांति जानकर

संहार करनेवाली है फलतः यह देवीही त्रिगुणा और सर्वशक्तिसमन्विता हैं॥ २०॥ यह देवीही अजयो, अक्षरा, नित्या, संध्यास्वरूप और देवताओंका आश्रयस्वरूप हैं, यही देवमाता गायत्रीस्वरूप और अधिक क्या यही सदा प्रकाशमान हो सब विषयही जीवोंके ज्ञानगोचर करती हैं ॥ २१ ॥ यही अव्यय निर्गुण होकर भी कभी सगुण होती है, यही स्वयंसिद्धस्वरूप और आराधित होकर सब लोकोंको सिद्धिप्रदान करती हैं, यही आनन्दमयी होकर भक्तोंको आनंद देती हैं, अधिक क्या कहै, यह गौरीही देवताओंको अभय देनेवाली है, इसमें सन्देह नहीं॥ २२॥ हे महाराज! आप इन सब बातोंको जानकर इनसे वैरभाव छोड़ दीजिये हे राजेन्द्र ! आप इनके शरणागत हूजिये, तो देवी आपकी अवश्यहीं रक्षा करेंगी॥ २३॥ आप उनके आज्ञाकारी होकर अपने कुलकी रक्षाकीजिये तो मृत्युसे बचे हुए दानवलोग चिरजीवनलाभ कर सकेंगे॥ २४॥ व्यासजी बोले हे राजन्! सुरबलाविमर्दन शुंभ उनके इसप्रकार वचन सुन वीरोचित वचनोंसे यथार्थ वचन कहने

अजय्याचाक्षयानित्यासर्वज्ञाचसदोदिता ॥ वेदमाताचगायत्रीसंध्यासर्वसुरालया ॥ २१ ॥ निर्गुणासगुणासिद्धासर्वसिद्धिप्रदाऽव्यया ॥ आनंदाऽऽनंददागौरीदेवानामभयप्रदा ॥ २२ ॥ एवंज्ञात्वामहाराजवैरभावंत्यजाऽनया ॥ शरणंव्रजराजेंद्रदेवीत्वांपालयिष्यति ॥ २३ ॥ आज्ञाकरोभवैतस्याःसंजीवयनिजंकुलम् ॥ हतशेषाश्चयेदैत्यास्तेभवंतुचिरायुपः ॥ २४ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितेषांवचःश्रुत्वाशुंभःसुरबलार्दनः ॥ उवाचवचनंतथ्यंवीरवर्यगुणान्वितम् ॥२५॥ शुंभउवाच ॥ मानंकुर्वंतुभोमंदायूयंभग्नारणाजिरात् ॥ शीघ्रंगच्छतपातालंजीविताशाबलीयसी ॥ २६ ॥ दैवाधीनंजगत्सर्वंकाचिंतात्रजयेमम ॥ देवास्तथैवब्रह्माद्यादैवाधीनावयंयथा ॥ २७ ॥ ब्रह्माविष्णुश्चरुद्रोयंयमोग्निर्वरुणस्तथा ॥ सूर्यश्चंद्रस्तथाशक्रःसर्वेदैववशाःकिल ॥ २८ ॥ काचिंतातर्हिमेमंदायद्भावितद्भविष्यति ॥ उद्यमस्तादृशोभूयाद्यादृशीभवितव्यता ॥ २९ ॥ सर्वथैवंविचार्यैवनशोचंतिबुधाःक्वचित् ॥ स्वधर्मंनत्यजंतीहज्ञानिनोमरणाद्भयात् ॥ ३० ॥ सुखंदुःखंतथैवायुर्जीवितंमरणंनृणाम् ॥ कालेभवतिसंप्राप्तेसर्वथादैवनिर्मितम् ॥ ३१ ॥

लगा ॥२५॥ शुंभने कहा रे मूर्खगण ! तुम मौन हो रहो तुमको जीवनकी आशा बलवती है, इसीकारण रणस्थलसे भाग आये हो, अतएव तुम अभी पातालमें चले जाओ॥ २६ ॥यह जगत् दैवके अधीनहै, सुतरां मुझको जयके विपयमें क्या चिन्ताहै, ब्रह्मादि देवता भी जिस प्रकार दैवके अधीन हैं हम भी उसीप्रकार दैवके अधीन है॥ २७॥ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, यम, अग्नि, वरुण, सूर्य, चन्द्र और शक्र सबही दैवके नितान्त वशीभूत हैं॥ २८॥ रे मूर्खगण! जो होनेवाला है, वह अवश्य होगा, जिसप्रकार भवितव्यता है इस लोकमें उसीप्रकार उद्यम होताहै, अतएव मुझको उस विपयमे चिन्ता करनेका क्या प्रयोजन है? ॥२९॥ पण्डितलोग इसप्रकार विचार करकेही कभी शोक नहीं करते विशेष कर ज्ञानीलोग मरनेके भयसे इस लोकमें स्वधर्मपरित्याग करना स्वीकार नहीं करते ॥३०॥ जीवोंका सुख दुःख

आयु,जीवन और मरणकाल प्राप्त होनेपरहीदैवकर्तृक विहित होता है ॥ ३१ ॥ क्योंकि स्वीयकालका अवसान होनेपर ब्रह्मा, विष्णु और पार्वतीपति महादेवकाभी पतन होता है आयुके अवसानमें इन्द्र इत्यादि सब देवताभी नाशको प्राप्त होते हैं॥ ३२॥इसीप्रकार मैंभी भलीभाँति कालके वशीभूत हूं अतएव इस समय स्वधर्मपालन करके जय अथवा विनाशको प्राप्त हूंगा इसमें संशय क्या है ? ॥ ३३ ॥ यह अबला इच्छानुसार मुझको युद्धकेलिये बुलाती है अतएव मै भागकर किसप्रकार शत शत वर्ष जीवन धारण करनेमें समर्थ हूंगा ? ॥ ३४ ॥ मै आज संग्राम करूंगा जो होनहार है सो हो. इसमे जय हो वा मृत्यु ही हो मैं दोनों ही स्वीकार करूंगा ॥ ३५ ॥ उद्यमवादी पण्डितगण दैवको मिथ्या कहते हैं जो उनके वचनका सार मर्म जान सक्ते है वही उनके वचनको युक्तिसंगत जानते हैं ॥ ३६ ॥ उद्यमके

ब्रह्मापततिकालेस्वेविष्णुश्चपार्वतीपतिः ॥ नाशंगच्छन्त्यायुषोंतेसर्वेदेवाःसवासवाः ॥ ३२ ॥ तथाऽहमपिकालस्यवशगःसर्वथाऽधुना ॥ नाशंजयंवागंतास्मिस्वधर्मपरिपालनात् ॥ ३३ ॥ आहूतोप्यनयाकामंयुद्धायाऽबलयाकिल ॥ कथंपलायनपरोजीवेयंशरदांशतम् ॥ ३४ ॥ करिष्याम्यद्यसंग्रामंयद्भावितद्भवत्विह ॥ जयोवामरणंवाऽपिस्वीकरोमियथातथा ॥ ३५ ॥ दैवंमिथ्येतिविद्वांसोवदंत्युद्यमवादिनः ॥ युक्तियुक्तंवचस्तेषांयेजानंत्यभिभाषितम् ॥ ३६ ॥ उद्यमेनविनाकामंनसिध्यंतिमनोरथाः ॥ कातराएवजल्पंतियद्भाव्यंतद्भविष्यति ॥ ३७ ॥ अदृष्टंबलवन्मूढाःप्रवदंतिनपंडिताः ॥ प्रमाणंतस्यसत्त्वेकिमदृश्यंदृश्यतेकथम् ॥३८॥ अदृष्टंक्काऽपिदृष्टंस्यादेषामूर्खविभीषिका ॥ अवलंबंविनैवैषादुःखेचित्तस्यधारणा॥३९॥चक्रीसमीपेसंविष्टासंस्थितापिष्टकारिणी ॥ उद्यमेनविनापिष्टंनभवत्येवसर्वथा॥४०॥उद्यमेचकृतेकार्यंसिद्धियात्येवसर्वथा॥ कदाचित्तस्यन्यूनत्वेकार्यंनैवभवेदपि॥४१॥देशंकालंचविज्ञायस्वबलंशत्रुजंबलम्॥कृतंकार्यंभवत्येवबृहस्पतिवचोयथा॥४२॥

विना कभी मनोरथ सिद्ध नहीं होता कातर मनुष्य जो होनेवाला है वह अवश्य होगा, इसप्रकार कल्पना करते है ॥ ३७ ॥ मन्दबुद्धि मनुष्यही अदृष्टको बलवान् कहते है किन्तु पण्डितलोग नहीं कहते अदृष्ट है वा नहीं इसका कोई प्रमाण नहीं है क्योंकि जो अदृष्ट अदृश्य है वह किसप्रकार दृश्य होगा ? ॥ ३८ ॥ अदृष्ट क्या कभी दिखाई दिया है ? यह मूर्खलोगोकी विभीषिका मात्र है सुतरां यह अज्ञ मनुष्योंकी दुःखावस्थामें अवलम्बनके अतिरिक्त चित्त धारणका उपायमात्र है इसमे सन्देह नहीं ॥ ३९ ॥ चक्कीके समीप रहनेपर भी कोई वस्तु पुरुषके उद्यम बिना किसी प्रकार नहीं पिस सक्ती ॥ ४० ॥ अतएव कार्यानुरूप उद्यम करनेसे वह कार्य अवश्यही सिद्ध होता हैं कार्यकी अपेक्षा यदि उद्यम अल्प हो, तो वह कार्य कंभी सम्पन्न नहीं होता॥ ४१ ॥ देश, काल, शत्रु और अपने बलको भलीभांति जानकर

कार शब्द हुआ आकाशमे टिकेहुए देवतालोग उस शब्दको सुनकर अत्यन्त हर्षित हुए ॥ ५३ ॥ इसी अवसरमें चण्डने मूर्च्छासे जाग गुर्वी गदा ग्रहण कर कालिकाकी दाहिनी भुजामे वेगसहित प्रहार किया ॥ ५४ ॥ कालिकाने गदाघातको विफल करके तत्काल मंत्रपूत पाशास्त्रसे उस महाअसुरको बांध लिया ॥ ५५ ॥ किन्तु मुंड उठतेही अनुज चंडकी बंधनअवस्था देख वर्म्म ( बख्तर ) द्वारा सुरक्षित हो दृढशक्ति हाथमें लेकर आया ॥५६॥ उस दानवको आता हुआ देखते ही कालीने तत्काल दूसरे भ्राता मुंडको भी दृढरूपसे बाँध लिया ॥ ५७ ॥ तब काली उन महाबलवान् चण्ड और मुण्डको शशकके समान ग्रहण करके विपुलहास्य करते अम्बिकाके निकट आई ॥ ५८ ॥ कालिकाने अम्बिकाके निकट जाकर उनसे कहा मै रणयज्ञके लिये रणदुर्जय दानवरूप इन प्रशस्त दोनों पशुओंको लाई हूं आप इनको ग्रहण कीजिये ॥ ५९ ॥ वृकयुगलके समान उन दोनों दानवोंको लाया देख अम्बिकाने कालिकासे मधुर वचनद्वारा कहा

विहायमूर्च्छांचंडस्तुसंगृह्यमहतींगदाम् ॥ तरसाताडयामासकालिकांदक्षिणेभुजे ॥ ५४ ॥ वंचयित्वागदाघातंतंबबंधमहासुरम् ॥ तरसाबाण पाशेनमंत्रमुक्तेनकालिका ॥ ५५ ॥ उत्थितस्तुतदामुंडोबद्धंदृष्ट्वानुजंबलात् ॥ आजगामसुसन्नद्धःशक्तिंकृत्वाकरेदृढाम् ॥५६ ॥ आगच्छंतंत दाकालीदानवंवीक्ष्यसत्वरम् ॥ बबंधतरसातंतुद्वितीयंभ्रातरंभृशम्॥५७॥गृहीत्वातौमहावीर्यौचंडमुंडौशशाविव॥ कुर्वतीविपुलंहासमाजगामां बिकांप्रति ॥५८॥ आगत्यतामथोवाचगृहाणेमौपशूप्रिये ॥ रणयज्ञार्थमानीतौदानवौरणदुर्जयौ ॥५९॥ तावानीतौतदावीक्ष्यचंडिकातौवृका विव ॥ अंबिकाकालिकांप्राहमाधुरीसंयुतंवचः ॥६०॥ वधंमाकुरुमामुंचचतुरासिरणप्रिये ॥ देवानांकार्यसंसिद्धिःकर्तव्यातरसात्वया ॥६१॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यावचःश्रुत्वाकालिकाप्राहतांपुनः ॥ युद्धयज्ञेऽतिविख्यातेखड्गयूपेप्रतिष्ठिते ॥ ६२ ॥ आलंभंचकरिष्यामियथाहिंसा नजायते॥इत्युक्त्वासातदादेवीखड्गेनशिरसीतयोः॥६३॥चकर्ततरसाकालीपपौचरुधिरंमुदा ॥ एवंदैत्यौहतौदृष्ट्वामुदितोवाचचांबिका॥६४॥

॥ ६० ॥ हे रणप्रिये ! तुम अतीव चतुर हो अतएव इनकी हिंसा मत करो और इनको छोडना भी उचित नहींहै किन्तु मेरे वचनका तात्पर्य विचारकर जिससे देवताओंका कार्य भलीभांति सिद्ध हो वह तुमको अवश्य कर्त्तव्य है ॥ ६१ ॥ श्रीव्यासजी बोले हे महाराज ! अम्बिकाके इसप्रकार वचन सुन कालिकाने उससे फिर कहा हे देवि ! अतिविख्यात इस युद्धयज्ञमें खड्गरूपी यूप प्रतिष्ठित रहता है ॥ ६२ ॥ इनको उससे ही इसप्रकार मारूंगी कि उसमें हिंसा नहीं होगी अर्थात् यज्ञस्थलमें वध करनेसे वह हिंसा, हिंसामें नहीं गिनी जाती. इसकारण रणयज्ञमे पशुविवेचना कर देवताओंकी कार्यसिद्धिके लिये इनकी बलि दूंगी. यह कहतेही वह कालिका देवी खड्गप्रहारसे उनका शिर काटकर ॥ ६३ ॥ तत्काल आनन्दसहित रुधिरपान करने लगी इसप्रकार दोनो दानवोंको निहत देखकर अम्बिका देवी प्रीतिसहित कहने लगी ॥ ६४ ॥

हे कालिके ! तुमने देवताओंका कार्य संपादन किया है इस कारण मैं तुमको एक उत्तम वर देती हूं हे कालिके ! तुमने चण्ड मुण्डको निहत किया है, इसलिये ॥ ६५ ॥ इस पृथ्वीमे तुम्हारा नाम चामुंडा विख्यात होगा ॥ इति श्रीदेवीभागवेत महापुराणे पंचमस्कन्धे भाषाटीकायां षड्विंशोऽध्यायः ॥ २६ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! चण्डमुंडके निहत होनेपर मृत्युसे बचेहुए सैनिक लोग भागकर शुंभके निकट जानेलगे ॥ १ ॥ उनमें शरप्रहारसे किसीके अंग क्षत, विक्षत किसीके बाहु छिन्न और किसीका देह रुधिरधारामें डबा हुआ था, वे ऐसी अवस्थामें रुदन करते नगरकी ओर जाने लगे ॥ २ ॥ वे दानवपतिके समीप जाय वारंवार बुम्बाशब्द ( करमुखसंयोगसे विपद्सूचक शब्द ) करते उनसे कहने लगे हे महाराज ! आज कालिका सबकाही भक्षण करती

कृतंकार्यंसुराणांतेददाम्यद्यवरंशुभम् ॥ चंडमुंडौहतौयस्मात्तस्मात्तेनामकालिके ॥ ६५ ॥ चामुंडेतिसुविख्यातंभविष्यतिधरातले ॥ इतिश्रीदे०म०पंचमस्कंधेचंडमुंडवधेषड्विंशोऽध्यायः ॥ २६ ॥ व्यासउवाच ॥ हतौतौदानवौदृष्ट्वाहतशेषाश्चसैनिकाः ॥ पलायनंततःकृत्वा जग्मुःसर्वेनृपंप्रति ॥ १ ॥ भिन्नांगाविशिखैःकेचित्केचिच्छिन्नकरास्तथा ॥ रुधिरस्रावदेहाश्चरुदंतोऽभिययुःपुरे ॥ २ ॥ गत्वादैत्यपतिंसर्वेचक्रु र्बुंबारवंमुहुः ॥ रक्षरक्षमहाराजभक्षयत्यद्यकालिका ॥ ३ ॥ तयाहतौमहावीरौचंडमुंडौसुरार्दनौ ॥ भक्षिताःसैनिकाःसर्वेवयंभग्नाभयाऽतुराः ॥ ४ ॥ भीतिदंचरणस्थानंकृतंकालिकयाप्रभो ॥ पातितैर्गजवीराश्वैर्दासेरकपदातिभिः ॥ ५ ॥ शोणितौघवहाकुल्याकृतामांसातिकर्दमा ॥ केशशैवलिनीभग्नरथचक्रविराजिता ॥ ६ ॥ छिन्नबाह्वादिमत्स्याढ्याशीर्षतुंबीफलान्विता ॥ भयदाकातराणांवैसुराणांमोदवर्धिनी ॥ ७ ॥ कुलंरक्षमहाराजपातालंगच्छसत्वरम् ॥ क्रुद्धादेवीक्षयंसद्यःकरिष्यतिनसंशयः ॥ ८ ॥

है अतएव आप हमारी रक्षा कीजिये रक्षा किजिये ॥३॥ उस कालीने देवताओंको पीडित करनेवाले महावीर चण्डमुण्डको मारडाला है, और प्रायः सबही सैनिकोका भक्षण किया है, हमलोग यह देख भयसे कातर हो रणसे भागकर चले आयेहै ॥ ४ ॥ हे प्रभो ! कालिकाने उस रणस्थानको हाथी, घोडे, ऊंट, वीर और पैदलोके गिरे हुए शरीरोंसे भयावह कर दिया है ॥५॥ उस संग्रामस्थलमें शोणितधारा प्रवाहित होकर एक नदीहोगई है. सेनाका मांसही उस नदीका प्रचुर पंक केशकलाप शैवाल,भग्नरथचक्रही आवर्त्त॥६॥छिन्नबाहु और चरण मत्स्यकुल और मस्तक सब तुम्बीफल हैं,हे राजन्!इस समय इस नदीके देखनेसे कातरदैत्योंको भयसंचार और देवताओंको आनन्दवर्द्धन होता है॥७॥हे महाराज!अभी पातालमें भागकर कुलकी रक्षा कीजिये.देवी कुपित होकर अभी दानवोंका क्षय कर डालेगी

इसमें सन्देह नहीं है ॥ ८ ॥ हे दनुजेश्वर ! अधिक और क्या कहूं ? वह सिंहभी समरस्थलमें दानवोंका भक्षण करता है और कालिका देवी बाणोंसे असंख्य दानवोंको निहत करती हैं॥९॥अतएव हे राजेन्द्र!आप मनमें क्या आशा करते हैं,हमको बोध होता है.आप सहोदर निशुम्भके सहित निरर्थक मरनेके लिये वासना करते हैं ॥१०॥ और यदि आपकी जय हो तो आप जिसके लिये बांधवोका संहारकरनेकी वासना को करते हैं,वह क्रूरप्रकृति कुलविनाशिनी नारी आपका क्या मंगल करेगी ? ॥ ११ ॥ हे महाराज ! इस लोकमें जय और पराजय दैवके अधीन है,इसकारण बुद्धिमान् पुरुष सामान्य प्रयोजन साधनके लिये महत्‌दुःखजनक कार्यमें प्रवृत्त नहीं होते ॥ १२ ॥ हे प्रभो ! यह जगन्मंडल जिसके अधीन है, उस विधाताका विचित्र कार्य अवलोकन कीजिये क्या आश्चर्य है ? उस एकमात्र स्त्रीने सब दानवोंको मार डाला ॥ १३ ॥ हे महाराज! आपने सेना सहित लोकपालोको भी पराजित किया ह, किन्तु अब वह बाला अकेली होकर भी आपको

सिंहोऽपिभक्षयत्याजौदानवान्दनुजेश्वर ॥ तथैवकालिकादेवीहंतिबाणैरनेकधा ॥९॥ तस्मात्त्वमपिराजेंद्रमरणायमृषामतिम् ॥ करोषिसहितोभ्रात्राशुंभेनकुपिताशयः ॥१०॥ किंकरिष्यतिनार्येषाक्रूराकुलविनाशिनी ॥ यस्याहेतोर्महाराजहंतुमिच्छसिबांधवान् ॥११॥ दैवाधीनौमहाराजलोकेजयपराजयौ॥अल्पार्थायमहद्दुःखंबुद्धिमान्नप्रकल्पयेत्॥१२॥चित्रंपश्यविधेःकर्मयदधीनंजगत्प्रभो॥निहताराक्षसाःसर्वेस्त्रियापश्यैकयानया ॥ १३ ॥ जेतात्वंलोकपालानांसैन्ययुक्तोहिसांप्रतम् ॥ एकाप्रार्थयतेबालायुद्धायेतिसुसंभ्रमः॥१४॥ पुरात्वयातपस्तप्तंपुष्करेदेवतायने॥ वरदानायसंप्राप्तोब्रह्मालोकपितामहः॥१५॥ धात्रोक्तस्त्वंमहाराजवरंवरयसुव्रत ॥ तदात्वयामरत्वंचप्रार्थितंब्रह्मणःकिल॥१६॥ देवदैत्यमनुष्येभ्योनभवेन्मरणंमम ॥ सर्पकिन्नरयक्षेभ्यःपुंलिंगवाचकादपि ॥ १७ ॥ तस्मात्त्वांहंतुकामैषाप्राप्तायोषिद्वराप्रभो ॥ युद्धंमाकुरुराजेंद्रविचार्यैवंधियाधुना ॥ १८ ॥ देवीह्येषामहामायाप्रकृतिःपरमामता ॥ कल्पांतकालेराजेंद्रसर्वसंहारकारिणी ॥ १९ ॥ उत्पादयित्रीलोकानांदेवानामीश्वरीशुभा ॥ त्रिगुणातामसीदेवीसर्वशक्तिसमन्विता ॥ २० ॥

युद्धके लिये बुलाती है,यह अति आश्चर्यकी बात है ॥ १४ ॥ हे महाराज ! आपने पूर्वकालमें देवताओंके वासस्थान परमपवित्र पुष्कर तीर्थमे तपस्या की थी सर्वलोक पितामह ब्रह्माजीने वर देनेके लिये उस स्थानमें उपस्थित होकर ॥ १५ ॥ आपसे वर मॉगनेके लिये कहा था तब आपने ब्रह्माजीसे अमर होनेका वर मांगा था ॥१६॥ किन्तु जब ब्रह्माजीने अमर होनेका वर देना अस्वीकार किया,तब आपने उनसे देव,दानव,मनुष्य,नाग,किन्नर, यक्ष इत्यादि किसी पुरुषसे मृत्यु न हो,यह वर ग्रहण किया था ॥१७॥ हे प्रभो ! इसलिये ही बोध होता है कि,आपको मारनेकी इच्छासे यह ललना आई है,हे दानवेन्द्र ! आप एकाग्र चित्तसे ऐसा विचारकर अब इस युद्धसे विरत हूजिये ॥१८ ॥ हे राजेन्द्र ! यह देवीही महामाया परमा प्रकृति है अतएव यही कल्पान्तके समयमें सब जगत्‌का संहार करती हैं ॥१९॥इन्हीं शुभदायिनी देवीने सब लोक और देवताओंको उत्पन्न किया है यही सबकी अधीश्वरी और रक्षा करनेवाली है एवं यही तामसी अर्थात्

संहार करनेवाली हैं फलतः यह देवीही त्रिगुणा और सर्वशक्तिसमन्विता हैं॥ २०॥ यह देवीही अजय्या, अक्षरा, नित्या, संध्यास्वरूप और देवताओंका आश्रयस्वरूप हैं, यही देवमाता गायत्रीस्वरूप और अधिक क्या यही सदा प्रकाशमान हो सब विषयही जीवोंके ज्ञानगोचर करती है ॥ २१ ॥ यही अव्यय निर्गुण होकर भी कभी सगुण होती है, यही स्वयंसिद्धस्वरूप और आराधित होकर सब लोकोंको सिद्धिप्रदान करती हैं, यही आनन्दमयी होकर भक्तोंको आनंद देती हैं, अधिक क्या कहै, यह गौरीही देवताओंको अभय देनेवाली है, इसमें सन्देह नहीं॥ २२॥ हे महाराज! आप इन सब बातोंको जानकर इनसे वैरभाव छोड़ दीजिये हे राजेन्द्र ! आप इनके शरणागत हूजिये, तो देवी आपकी अवश्यही रक्षा करेगी॥ २३॥ आप उनके आज्ञाकारी होकर अपने कुलकी रक्षाकीजिये तो मृत्युसे वचे हुए दानवलोग चिरजीवनलाभ कर सकेंगे॥ २४॥ व्यासजी बोले हे राजन्! सुरवलविमर्दन शुंभ उनके इसप्रकार वचन सुन वीरोचित वचनोंसे यथार्थ वचन कहने

अजय्याचाक्षयानित्यासर्वज्ञाचसदोदिता ॥ वेदमाताचगायत्रीसंध्यासर्वसुरालया ॥ २१ ॥ निर्गुणासगुणासिद्धासर्वसिद्धिप्रदाऽव्यया ॥ आनंदाऽऽनंददागौरीदेवानामभयप्रदा ॥ २२ ॥ एवंज्ञात्वामहाराजवैरभावंत्यजाऽनया ॥ शरणंव्रजराजेंद्रदेवीत्वांपालयिष्यति ॥ २३ ॥ आज्ञाकरोभवैतस्याःसंजीवयनिजंकुलम् ॥ हतशेषाश्चयेदैत्यास्तेभवंतुचिरायुषः ॥ २४ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितेषांवचःश्रुत्वाशुंभःसुरबलार्दनः ॥ उवाचवचनंतथ्यंवीरवर्यगुणान्वितम् ॥२५॥ शुंभउवाच ॥ मानंकुर्वंतुभोमंदायूयंभग्नारणाजिरात् ॥ शीघ्रंगच्छतपातालंजीविताशाबलीयसी ॥ २६ ॥ दैवाधीनंजगत्सर्वंकाचिंतात्रजयेमम ॥ देवास्तथैवब्रह्माद्यादैवाधीनावयंयथा ॥ २७ ॥ ब्रह्माविष्णुश्चरुद्रोयंयमोग्निर्वरुणस्तथा ॥ सूर्यश्चंद्रस्तथाशक्रःसर्वेदैववशाःकिल ॥ २८ ॥ काचिंतातर्हिमेमंदायद्भावितद्भविष्यति ॥ उद्यमस्तादृशोभूयाद्यादृशीभवितव्यता ॥ २९ ॥ सर्वथैवंविचार्यैवनशोचंतिबुधाःक्वचित् ॥ स्वधर्मंनत्यजंतीहज्ञानिनोमरणाद्भयात् ॥ ३० ॥ सुखंदुःखंतथैवायुर्जीवितंमरणंनृणाम् ॥ कालेभवतिसंप्राप्तेसर्वथादैवनिर्मितम् ॥ ३१ ॥

लगा ॥२५॥ शुंभने कहा रे मूर्खगण ! तुम मौन हो रहो तुमको जीवनकी आशा बलवती है, इसीकारण रणस्थलसे भाग आये हो, अतएव तुम अभी पातालमें चले जाओ॥ २६॥ यह जगत् दैवके अधीनहै, सुतरां मुझको जयके विषयमें क्या चिन्ताहै, ब्रह्मादि देवता भी जिस प्रकार दैवके अधीन हैं हम भी उसीप्रकार दैवके अधीन हैं॥ २७॥ ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, यम, अग्नि, वरुण, सूर्य, चन्द्र और शक्र सबही दैवके नितान्त वशीभूत हैं॥ २८॥ रे मूर्खगण! जो होनेवाला है, वह अवश्य होगा, जिसप्रकार भवितव्यता है इस लोकमे उसीप्रकार उद्यम होताहै, अतएव मुझको उस विषयमें चिन्ता करनेका क्या प्रयोजन है? ॥ २९॥ पण्डितलोग इसप्रकार विचार करकेही कभी शोक नहीं करते विशेष कर ज्ञानीलोग मरनेके भयसे इस लोकमे स्वधर्मपरित्याग करना स्वीकार नहीं करते ॥ ३०॥ जीवोंका सुख दुःख

हो वेगसहित महावीर दानवोंको हाथसे पकड पकड, मुखमे डालती हुई दांतोंसे क्रमानुसार चर्वण करने लगीं ॥ ४३ ॥ वह रणस्थलमें बाहुबलसे घटोंके सहित हाथियोंको पकडकर मुखमे डालने लगी और फिर आरोही ( सवार ) के सहित उनको भक्षण करके अट्टहास किया ॥ ४४ ॥ इसप्रकार घोडे ऊंट और सारथियोंके सहित रथोंको मुखमें डालकर दांतोंके द्वारा भयंकर रीतिसे चाबने लगी ॥ ४५ ॥ हे महाराज ! तब महाअसुर चण्ड और मुण्डने अपनी सेनाको नष्ट होता हुआ देख निरन्तर बाणोंकी वर्षा कर देवीको ढक दिया ॥ ४६ ॥ चंद्रसूर्यके समान प्रभायुक्त सुदर्शनचक्रके सदृश चक्र ले बलपूर्वक देवीपर चलाय वारंवार गर्जन करने लगा ॥ ४७ ॥ कालीने उसको गर्जता और रविके समान दीप्तशाली चक्रको आता हुआ देखकर केवल एकही बाणसे उस सुदर्शनके समान प्रभावाले चक्रको

गजान्घंटान्वितान्हस्तेगृहीत्वानिदधौमुखे ॥ सारोहान्भक्षयित्वाजौसाट्टहासंचकारह ॥ ४४ ॥ तथैवतुरगानुष्ट्रांस्तथासारथिभिःसह ॥ निक्षिप्यवक्रेदशनैश्चर्वयंत्यतिभैरवम् ॥ ४५ ॥ हन्यमानंबलंप्रेक्ष्यचंडमुंडौमहासुरौ ॥ छादयामासतुर्देवींबाणाऽऽसारैरनंतरैः ॥ ४६ ॥ चंडश्चंडकरच्छायंचक्रंचक्रधराऽऽयुधम् ॥ चिक्षेपतरसादेवींननादचमुहुर्मुहुः ॥ ४७ ॥ नदंतंवीक्ष्यतंकालीरथांगंचरविप्रभम् ॥ बाणेनैकेन चिच्छेदसुप्रभंतत्सुदर्शनम् ॥४८॥ तंजघानशरैस्तीक्ष्णैश्चंडंचंडीशिलाशितैः ॥ मूर्छितोऽसौपपातोर्व्यांदेवीबाणार्दितोभृशम् ॥ ४९ ॥ पतितं भ्रातरंवीक्ष्यमुंडोदुःखार्दितस्तदा ॥ चकारशरवृष्टिंचकालिकोपरिकोपतः ॥५०॥ चंडिकामुंडनिर्मुक्तांशरवृष्टिंसुदारुणाम् ॥ ईषिकास्त्रैर्बलान्मुक्तैश्चकारतिलशःक्षणात् ॥ ५१॥ अर्धचंद्रेणबाणेनताडयामासतंपुनः ॥ पतितोऽसौमहावीर्योमेदिन्यांमदवर्जितः ॥ ५२ ॥ हाहाकारोमहानासीदानवानांबलेतदा ॥ जहर्षुरमराःसर्वेगगनस्थागतव्यथाः ॥ ५३ ॥

काट डाला ॥४८॥ और शिलाशाणित तीक्ष्णबाणोंसे उसपर प्रहार किया तब वीरवर चण्ड देवीके बाणोसे अत्यन्त पीडित और मूर्च्छित होकर पृथ्वीमें गिरगया ॥२९॥ महाबल मुण्ड भाईको गिरता हुआ देखकर दुःखसे अत्यन्त कातर हुआ और फिर तत्काल क्रोधित होकर देवीके ऊपर बाणोंकी वर्षा करने लगा ॥ ५० ॥ तब चण्डिकाने बलपूर्वक इषीकास्त्र निक्षेप करके मुण्डके छोडे हुए संपूर्ण दारुण बाणोंको क्षणमात्रमें तिल तिल कर डाला ॥ ५१ ॥ और अर्द्धचन्द्राकार बाणसे उसपर फिर प्रहार किया तब महाबलवान् असुर मदका गर्व परित्याग कर पृथ्वीमें गिरगया ॥ ५२ ॥ मुडके गिरते ही दानवोंकी सेनामें महा हाहा

उस शब्दको सुनकर इन्द्र इत्यादि देवतागण, मुनिगण, यक्षगण, सिद्धगण, साध्यगण और किन्नरगण आनन्दित हुए ॥ ३३॥ तब बाण, खड्ग और गदासे चण्डिका और चंडका परस्पर कातर पुरुषोंको भयावह घोर युद्ध आरंभ हुआ ॥ ३४ ॥ चण्डिका देवीने उग्रमूर्ति हो निशित बाणोंसे चण्डके छोडेहुए तब बाणोंको खंड खंड कर तत्काल सर्पके समान अन्यान्य बाण उसपर छोडे ॥ ३५॥ तब किसानोंको भयावह शलभ ( टीडी ) जिसप्रकार मेघमंडलको ढकलेते हैं. इसी प्रकार रणस्थलमें परस्परके छूटेहुए बाणोंसे आकाशमडल ढकगया ॥ ३६ ॥ इसी अवसरमें अत्यन्त भयंकर मुंडभी सेनासहित समरमें उपस्थित हुआ. और क्रोधसे अधीर होकर बाणोंकी वर्षा करने लगा ॥ ३७ ॥ उस महत् शर जालको देखकर अम्बिका अत्यन्त कुपित हुई. तब कोपके कारण उनका वदनमंडल कृष्णवर्ण होगया ॥ ३८॥

तेननादेनशक्राद्याजहृषुरमरास्तदा ॥ मुनयोयक्षगंधर्वाःसिद्धाःसाध्याश्चकिन्नराः ॥ ३३ ॥ युद्धंपरस्परंतत्रजातंकातरभीतिदम् ॥ चंडिका
चण्डयोस्तीव्रंवाणखड्गगदादिभिः ॥ ३४ ॥ चंडमुक्ताञ्छरान्देवीचिच्छेदनिशितैःशरैः ॥ मुमोचपुनरुग्रासाचंडिकापन्नगानिव ॥
॥ ३५ ॥ गगनंछादितंतत्रसंग्रामेविशिखैस्तदा ॥ शलभैरिवमेघान्तेकर्षकाणांभयप्रदैः ॥ ३६ ॥ मुण्डोपिसैनिकैःसार्धंपपाततरसार
णे ॥ मुमोचवाणवृष्टिंवैक्रुद्धःपरमदारुणः ॥ ३७ ॥ वाणजालंमहद्दृष्ट्वाक्रुद्धातत्रांविकाभृशम् ॥ कोपेनवदनंतस्यावभूवघनसन्निभम् ॥ ३८ ॥
कदलीपुष्पनेत्रंचभ्रुकुटीकुटिलंतदा॥निष्क्रांताचतदाकालीललाटफलकाद्द्रुतम्॥३९॥ व्याघ्रचर्मांवराक्रूरागजचर्मोत्तरीयका॥मुंडमालाधराघो
राशुष्कवापीसमोदरा ॥४०॥ खड्गपाशधराऽतीवभीषणाभयदायिनी ॥ खट्वांगधारिणीरौद्राकालरात्रिरिवाऽपरा ॥ ४१ ॥ विस्तीर्णवदनाजि
ह्वांचालयंतीमुहुर्मुहुः ॥ विस्तारजवनावेगाज्जघानाऽसुरसैनिकान् ॥४२॥ करेकृत्वामहावीरांस्तरसासारुषान्विता ॥ मुखेचिक्षेपदैतेयान्पिपेष
दशनैःशनैः ॥ ४३ ॥

भ्रुकुटिद्वारा कुटिल आर कृष्णवर्ण एव नेत्र कदली पुष्पके समान लालवर्ण होगये. इसी अवसरमें उनके ललाटफलकसे सहसा काली निकली ॥ ३९ ॥ उन क्रूरप्रकृति घोराकृति देवीके परिधानवस्त्र व्याघ्राजिनरचित, उत्तरीय वस्त्र गजचर्म निर्मित, जंघा विशाल, उदर शुष्क वापीके समान गंभीर ॥ ४० ॥ वदन विस्तीर्ण जीभ लाल, गलेमें मुंडमाला, हाथमें खड्ग पाश और खट्वांग, अधिक क्या? उनकी मूर्ति कालरात्रिके समान अत्यन्त रौद्र थी ॥ ४१ ॥ वह देवी वारंवार जीभ चलाती हुई अत्यन्त भीषणमूर्ति धारण कर पुरुषोंको भयप्रदान करने लगी और महावेगसे असुरोंकी सेनामें प्रविष्ट हो उनको वध करनेमे प्रवृत्त हुईं॥ ४२ ॥ तिसकाल वह क्रोधित

दानवयूथ क्षयको प्राप्त होगा ॥ २२ ॥ अब दैत्योका संहारक काल आनकर उपस्थित हुआ है, इस कारण तू अपने दलवलकी रक्षाके लिये अब क्यों वृथा यत्न करता है॥ २३॥ तू निर्बुद्धि विदित नहीं होता, अतएव वीरधर्मकी रक्षाके लिये अब युद्धमें प्रवृत्तहो मरना अवश्यही होगा. कोई कभी उससे रक्षा नहीं पावेगा. अतएव महात्माओका यशकी रक्षा करनाही सब भांतिसे कर्त्तव्यहै॥ २४॥ दुरात्मा शुंभ और निशुंभसे तेरा क्या प्रयोजनहै? अब श्रेष्ठ वीरधर्मका अवलम्बन करके स्वर्गमें जा ॥ २५ ॥ शुभ निशुंभ और तेरे अन्यान्य बांधव सब तेरे अनुगामी होकर अभी इसस्थानमें आवेंगे इसमें सन्देह नहीं॥ २६॥ रे मूढ ! आज मैं क्रमशः सब दानवोका क्षय करूंगी, अतएव तू विपद् छोडकर युद्धमें प्रवृत्तहो ॥ २७ ॥ मै अभी तुझे और तेरे भाईको मारूंगी, फिर मदमत्त रक्तवीज निशुंभ शुंभ ॥ २८॥

कालएवाऽऽगतोस्त्यत्रदैत्यसंहारकारकः ॥ वृथात्वंकुरुषेयत्नंरक्षणायाऽऽत्मसंततेः ॥ २३ ॥ कुरुयुद्धंवीरधर्मरक्षायैत्वंमहामते ॥ मरणंभावि दुस्त्याज्यंयशोरक्ष्यंमहात्मभिः ॥ २४ ॥ किंतेकार्यंनिशुंभेनशुंभेनचदुरात्मना ॥ वीरधर्मंपरंप्राप्यगच्छस्वर्गंसुरालयम् ॥ २५ ॥ शुंभोनिशुं भश्चैवाऽन्येयेचाऽत्रतवबांधवाः ॥ सर्वेतवाऽनुगाःपश्चादागमिष्यंतिसांप्रतम् ॥ २६ ॥ क्रमशःसर्वदैत्यानांकरिष्याम्यद्यसंक्षयम् ॥ विषादं त्यजमंदात्मन्कुरुयुद्धंविशांपते ॥ २७॥ त्वामहंनिहनिष्यामिभ्रातरंतवसांप्रतम् ॥ ततःशुंभंनिशुंभंचरक्तबीजंमदोत्कटम् ॥ २८॥ अन्यांश्चदा नवान्सर्वान्हत्वाऽहंसमरांगणे ॥ गमिष्यामियथास्थानंतिष्ठवागच्छवाद्रुतम् ॥ २९ ॥ गृहाणाऽस्त्रंवृथापुष्टकुरुयुद्धंमयाऽधुना ॥ किंजल्पसिमृ पावाक्यंसर्वथाकातरप्रियम् ॥ ३० ॥ व्यासउवाच ॥ तयेत्थंप्रेरितौदैत्यौचंडमुंडौक्रुधाऽन्वितौ ॥ ज्याशब्दंतरसाघोरंचक्रतुर्बलदर्पितौ ॥ ॥ ३१ ॥ सापिशंखस्वनंचक्रेपूरयंतीदिशोदश ॥ सिंहोपिकुपितस्तावन्नादंसमकरोद्बली ॥ ३२ ॥

और अन्यान्य दानवोंको समरस्थलमे मारकर अभीष्टस्थानको चलीजाऊंगी, अब यदि तेरी इच्छा हो तो रह, नहीं तो भाग जा ॥ २९॥ तू वृथा पुष्ट हुआहै क्योंकि युद्ध करनेसे डरता है. अब कातरपुरुषोंके प्रिय निष्फल वचन कहनेसे क्या होगा?मेरे वचनानुसार यह सब वृथावचन छोड, अस्त्रग्रहण कर मेरे संग युद्धमें प्रवृत्त हो ॥ ३० ॥ व्यासजी बोले हे महाराज! बलदर्पित चण्ड और मुण्डने देवीके इसप्रकार वचनोंसे उत्साहित और कुपित होकर अत्यन्त वेगसे घोर ज्याशब्द किया॥ ३१॥ तब देवीनेभी ऐसी शंखध्वनि करी कि उसशब्दसे दशो दिशा परिपूर्ण होगई. इसीअवसरमें बलवान् सिंहनेभी कुपित होकर घोरतर नाद किया॥ ३२॥

छोडकर कभी सन्देहयुक्त अनुमानकार्यमें प्रवृत्त नहीं होते हैं ॥ १२॥ समरदुर्जय शुंभ देवताओंका परमशत्रुहै, अतएव दानवपतिसे पीडित होकर देवताओंनेही तुमको इस स्थानमें भेजा है ॥ १३॥ हे शुचिस्मिते ! तुम इसीकारण देवताओंके मधुर वचनोंसे वञ्चित हुई हो, देवताओंने अपने कार्यसाधनकी अभिलाषासे तुमको क्लेश देनेके लियेही ऐसा उपदेश दिया है ॥ १४ ॥ कार्यवशसे जो मित्र हो, उसको छोडकर धर्मके कारण जो मित्रहो उसको ही आश्रय करना चाहिये, देखो मै तुमसे निश्चय कहता हू कि, देवतालोग अत्यन्त स्वार्थपरायण हैं वह अपना कार्य साधन करनेके लियेही तुम्हारे परममित्र हुए है ॥ १५ ॥ शुंभ देवताओंको जीतकर त्रिभुवनके अधीश्वर हुए है । विशेषकर वह शूर, सुन्दर, चतुर और कामशास्त्रमें विशारद है, इसकारण अब तुम उनकीही भजना करो ॥ १६ ॥ देखो त्रैलोक्यमें जो

शत्रुःसुराणांपरमःशुंभःसमरदुर्जयः ॥ तस्मात्त्वांप्रेरयंत्यत्रदेवादैत्येशपीडिताः ॥ १३ ॥ तस्मात्तद्वचनैःस्निग्धैर्वंचिताऽसिशुचिस्मिते ॥ दुःखा यतवदेवानांशिक्षास्वार्थस्यसाधिका॥ १४ ॥ कार्यमित्रंपरि क्षिप्यधर्ममित्रंसमाश्रयेत् ॥ देवाःस्वार्थपराःकामंत्वामहंसत्यमब्रुवम् ॥ १५ ॥ भजशुंभंसुरेशानंजेतारं भुवनेश्वरम् ॥ चतुरंसुंदरंशूरंकामशास्त्रविशारदम् ॥ १६ ॥ ऐश्वर्यंसर्वलोकानांप्राप्स्यसेशुंभशासनात् ॥ निश्चयपरमं कृत्वाभर्तारंभजशोभनम् ॥ १७ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाचंडस्यजगदंबिका ॥ मेघगम्भीरनिनदंजगर्जपुनरब्रवीत् ॥ १८ ॥ ग च्छजाल्ममृषाकिंत्वंभाषसेवंचकंवचः ॥ त्यक्त्वाहरिहरादींश्चशुंभंकस्माद्भजेपतिम् ॥ १९ ॥ नमेकश्चित्पतिःकार्योनकार्यंपतिनासह ॥ स्वामि नीसर्वभूतानामहमेवनिशामय ॥ २० ॥ शुंभामेबहवोदृष्टानिशुंभाश्चसहस्रशः ॥ घातिताश्चमयापूर्वंशतशोदैत्यदानवाः ॥ २१ ॥ ममाऽग्रेदे ववृंदानिविनष्टानियुगेयुगे ॥ नाशंयास्यंतिदैत्यानांयूथानिपुनरद्यवै ॥ २२ ॥

सब ऐश्वर्य हैं शुंभके शासनसे वह तुम सब प्राप्त करोगी, अतएव तुम स्थिर निश्चय करके उसी सुशोभनभर्ता शुम्भका भजन करो॥ १७॥ व्यासजी बोले हे महाराज। जगदंबिका चण्डके इसप्रकार वचनसुन, मेघके समान गंभीर स्वरसे गर्जन कर पुनर्वार कहने लगीं॥ १८॥ रे जाल्म ! तू क्यों मिथ्या छलयुक्त वचन कहता है तू अभी चला जा विष्णु महादेव इत्यादि देवताओंको छोडकर मैं शुंभको किसलिये पति करूं॥ १९॥ रे मूर्ख ! मेरा पतिसे कोई कार्य नहींहै. अतएव किसीकोभी पति बनानेका प्रयोजन नहींहै, मैही सब जीवोंकी स्वामिनी होकर इनअखिल ब्रह्माण्ड स्थित प्राणियोंका प्रतिपालन करतीहूं, यह निश्चयकर॥ २०॥ मैंने पूर्वमें हजार हजार निशुंभ व शुंभोंको देखा और विनाश कियाहै एवं शत शत दैत्य दानवोंको यमसदनमें भेजाहै ॥ २१ ॥ मेरे सामने युग युगमें सैकडो देवता विनष्टहुए है अब फिर यहसब

दानव समरस्थलमें देवताओंकी हितकारिणी देवीको देख सामसंयुक्त मधुर वचनोंसे कहने लगे ॥२॥ हे बाले ! तुम क्या इस बातको नहीं जानती हो कि, महाबल
पराक्रमी असुरराज शुंभ और निशुंभने देवताओंकी सब सेनाको पीडित किया है और सुरपतिइन्द्रको पराजित करके विजयके मदसे उन्मत्त हुए है॥ ३॥हे नितम्बिनी!
तुमको दुर्बुद्धि उपस्थित हुई है इसमे सन्देह नहीं. नहीं तो किसलिये तुम अकेली केवलमात्र कालिका और सिंहको सहाय करके सब सेनाके सहित शुंभको परास्त
करनेकी इच्छा करतीं ॥ ४ ॥ मुझको जान पडता है जो तुमको सुबुद्धि प्रदान करै, ऐसा पुरुष वा स्त्री कोई नहीं है ! देवताओंने तुम्हारे विनाशकेलियेही को
रणस्थलमें भेजा है इसमे सन्देह नहीं ॥५॥ हे कृशांगी ! अपना और दूसरेका बलाबल विचारकर कार्यमें प्रवृत्त होओ और यदि अपने अठारह बाहुद्वारा अनेक
प्रकारके अस्त्र शस्त्र चलाकर युद्धमें जय प्राप्त करूंगी मनमे इस प्रकार गर्व करती हो वह अत्यन्त निष्फल है ॥६॥ क्योंकि वह सुरविजयी शुंभ जब संग्राम करनेमे

बालेत्वंकिंनजानासिशुंभंसुरबलार्दनम् ॥ निशुंभंचमहावीर्यंतुराषाड्विजयोद्धतम् ॥ ३ ॥ त्वमेकासिवरारोहेकालिकासिंहसंयुता ॥ जेतुमिच्छसिदुर्बुद्धेशुंभंसवर्बलान्वितम् ॥ ४ ॥ मतिदःकोऽपितेनाऽस्तिनारीवाऽपिनरोऽपिवा ॥ देवास्त्वांप्रेरयंत्येवविनाशायतवैवते ॥ ५ ॥ विमृश्यकुरुतन्वंगिकार्यंस्वपरयोर्बलम् ॥ अष्टादशभुजत्वात्त्वंगर्वंचकुरुषेमृषा ॥ ६ ॥ किंभुजैर्बहुभिर्व्यर्थैरायुधैःकिंश्रमप्रदैः ॥ शुंभस्याऽग्रेसुराणांवैजेतुःसमरशालिनः ॥ ७ ॥ ऐरावतकरच्छेत्तुर्दंतिदारणकारिणः ॥ जयिनःसुरसंघानांकार्यंकुरुमनोगतम् ॥ ८ ॥ वृथागर्वायसेकान्तेकुरुमेवचनंप्रियम् ॥ हितंतवविशालाक्षिसुखदंदुःखनाशनम् ॥ ९ ॥ दुःखदानिचकार्याणित्याज्यानिदूरतोबुधैः ॥ सुखदानिचसेव्यानिशास्त्रतत्त्वविशारदैः ॥ १० ॥ चतुरासिपिकालापेपश्यशुंभबलंमहत् ॥ प्रत्यक्षंसुरसंघानांमर्दनेनमहोदयम् ॥ ११ ॥ प्रत्यक्षंचपरित्यज्यवृथैवाऽनुमितिःकिल ॥ संदेहसहितेकार्येनविपश्चित्प्रवर्तते ॥ १२ ॥

प्रवृत्त होंगे. तब तुम्हारी सब बाहु और आयुध उनका क्या करैंगे ? यह सब केवल धारण परिश्रममात्र होगा. किन्तु उससे किसी फलके प्राप्त होनेकी आशा
नहीं करनी चाहिये ॥ ७ ॥ जिस वीरश्रेष्ठने ऐरावतकी सूंडैं छेदन की हैं. जिन्होने हाथियोंके दांत उखाडे हैं. और जिन्होने सब देवताओंको पराजित किया है
तुम उन शुंभका अभिलषित कार्य करो ॥८॥ हे कान्ते ! तुम वृथा गर्विताके समान व्यवहार करती हो. हे विशालनयने ! मेरे प्रियवचनोंका प्रतिपालन करो मेरे
यह हितवचन सुननेसे तुम्हारा क्लेश दूर होकर सुखका उदय होगा इसमें कुछ संशय नहीं है॥९॥जिन कार्योंके करनेसे क्लेश होता है. शास्त्रतत्त्वविशारद पंडितगण
वह कार्य नहीं करते बरन् वह सदासुखदायक कार्यही करते है ॥ १० ॥हे मधुरभाषिणी ! तुम चतुर हो. अतएव शुंभने देवताओंको पीडित करके अपने महत् बलसे
कितनी श्रीवृद्धि की है यह तुम प्रत्यक्ष देखो ॥ ११॥ और यदि तुम देवताओंकी सेनाको महत्तर अनुमान करती हो सो मिथ्या है क्योंकि पण्डितगण प्रत्यक्षप्रमाण

नेत्रविहीन. किसीकी पीठ टूटी हुई, किसीकी कमर टूटी हुई, किसीकी ग्रीवा टूटी हुई. और कोई शय्यापर सोया हुआ है ॥२९॥ शुंभ और निशुंभने इनको देख कर पूँछा धूम्रलोचन इस समय कहां है ? तुम किसलिये रणमे पीठ दिखाकर लौट आये है ? और किसलिये उस सुवदना स्त्रीको नहीं लाये ॥३० ॥ अन्यान्य सब सेना कहां है और यह जो भयवर्द्धक शंखका शब्द कर्णविवरमे प्रविष्ट होता है यह शंखध्वनि किसकी है ? रे मूढो ! तुम इन सब बातोंका यथार्थ विवरण शीघ्र करो ॥३१॥ सेनाने शुंभके यह वचन सुनकर कहा हे राजन् ! कालिका देवीने धूम्रलोचनको निहत और संपूर्ण सेनाको मारकर रणस्थलमें अलौकिक कार्य किया है ॥ ३२ ॥ हे महाराज ! जिस शंखका शब्द कर्णविवरमें प्रविष्ट होकर दानवोंके हृदयमें भयसंचार कर देवताओंके हृदयमें आनन्द बढाताहुआ आकाशमंडलमे प्रतिध्वनित होता है यह अम्बिकाके शंखका नाद है:॥३३॥ हे प्रभो! देवीने निरन्तर बाणवर्षा कर जिससमय दानवश्रेष्ठ धूम्रलोचनका रथ भग्न और घोडोको

वीक्ष्यशुंभोनिशुंभश्चकगतोधूम्रलोचनः ॥ कथभग्नाःसमायातानाऽऽनीताकिंवरानना ॥ ३० ॥ सैन्यंकुत्रगतंमंदाःकथयंतुयथोचितम् ॥
कस्याऽयंशंखनादोऽद्यभूयतेभयवर्धनः ॥ ३१ ॥ गणाऊचुः ॥ बलंचपातितंसर्वंनिहतोधूम्रलोचनः ॥ कृतंकालिकयाकर्मरणभूमावमानुषम्॥
॥ ३२ ॥ शखनादोंबिकायास्तुगगनंव्याप्यराजते ॥ हर्षदःसुरसंघानांदानवानांचशोककृत् ॥३३॥ यदानिपातिताःसर्वेतेनकेसरिणाविभो॥
रथभग्नाहयाश्चैवबाणपातैर्विनाशिताः ॥ ३४ ॥ गगनस्थाःसुराश्चकुःपुष्पवृष्टिंमुदान्विताः ॥ दृष्ट्वाभग्नंबलंसर्वंपातितंधूम्रलोचनम् ॥ ३५ ॥
निश्चयस्तुकृतोऽस्माभिर्जयोनैवभवेदिति ॥ विचारंकुरुराजेंद्रमंत्रिभिर्मंत्रवित्तमैः ॥ ३६ ॥ विस्मयोऽयंमहाराजयदेकाजगदंबिका ॥ भव
द्भिःसहयुद्धायसंस्थितासैन्यवर्जिता ॥ ३७॥ निर्भयैकाकिनीबालासिंहारूढामदोत्कटा ॥ चित्रमेतन्महाराजभासतेऽद्भुतमंजसा ॥ ३८ ॥
संधिर्वाविग्रहोवाऽद्यस्थानंनिर्याणमेवच ॥ मंत्रयित्वामहाराजकुरुकार्यंयथारुचि ॥ ३९ ॥

मार कर उनको भी मारडाला. वह केसरी जब सेनाका विनाश करने लगा ॥३४॥ तब धूम्रलोचन रणशय्यामें शयन कर गये. सब सेना भग्न होगई. तब देवतालोग यह सब देख हर्षसहित आकाशमण्डलसे फूलोकी वर्षा करनेलगे ॥ ३५ ॥ हे राजन् ! हमको जय प्राप्त नहीं होगी. हमने इसप्रकार निश्चय कर लिया है इसकारण अब आप मंत्रणकुशल मंत्रियोके संग विचार करके जो कर्त्तव्य हो वही करो॥ ३६॥हे महाराज!जगदम्बिका सेनाकी सहायता न लेकर भी आपके संग संग्राम करनेकी इच्छासे जो अकेली अपेक्षा करती है यही हमारे आश्चर्यकी बात है॥ ३७॥हे महाराज!मदके गर्वसे गर्विता वह बाला निर्भय हो अकेली सिंहके पीठपर विराजमान है. हे राजेंद्र ! यह तुमको अद्भुत बोध होताहै ॥ ३८ ॥ हे महाराज ! संधि विग्रह पलायन वा उदासीनभावमें अवस्थिति, इनमें जो आपकी

उन्होने उन सब बाणोसे उसके वाहक खर और सारथीको मारकर रथ तोड़ डाला ॥ १८ ॥ सर्पकी समान वेगशाली बाणोंसे उसके धनुषको काटकर शंखध्वनि करी.यह देखकर देवतागण अत्यन्त आनन्दित हुए ॥ १९॥ धूम्रलोचन विरथ होतेही कुपित हो लोहमय दृढपरिघ ले रथके समीप आया ॥ २० ॥ तब कालके समान भयंकर दानव देवीकी भर्त्सना करके कहने लगा.हे कुत्सितांगी ! पिंगललोचने कालि ! मै अभी तुमको मारूंगा ॥ २१ ॥ यह कहकर सहसा उनके निकट जाय परिघनिक्षेप करनेमें उद्यत हुआ, तभी अम्बिका देवीने हुंकारशब्दसे उसको भस्म कर डाला ॥ २२॥ धूम्रलोचनको भस्म हुआ देख उसकी सब सेना भयसे विह्वल हो मार्गमें हा तात ! हा तात ! कह रोदन करती करती तत्काल भाग गई॥ २३ ॥देवता धूम्रलोचनको निहत देखकर प्रफुल्ल अन्तःकरण हो आकाशमण्ड

चिच्छेदतद्धनुःसद्योबाणैरुरगसन्निभैः ॥ मुदंचक्रेसुराणांसाशंखनादंतथाऽकरोत् ॥ १९ ॥ विरथःपरिघंगृह्यसर्वलोहमयंदृढम् ॥ आजगामरथोपस्थंकुपितोधूम्रलोचनः॥२०॥वाचानिर्भर्त्सयन्कालींकरालःकालसन्निभः ॥ अद्यैवत्वांहनिष्यामिकुरूपेपिंगलोचने ॥२१॥ इत्युक्त्वासहसाऽऽगत्यपरिघंक्षिपतेयदा ॥ हुंकारेणैवतंभस्मचकारतरसांबिका ॥२२॥ दृष्ट्वाभस्मीकृतंदैत्यंसैनिकाभयविह्वलाः ॥ चक्रुःपलायनंसद्योहाताते त्यब्रुवन्पथि ॥ २३ ॥ देवास्तंनिहतंदृष्ट्वादानवंधूम्रलोचनम् ॥ मुमुचुःपुष्पवृष्टिंतेमुदितागगनेस्थिताः ॥ २४ ॥ रणभूमिस्तदाराजन्दारुणासमपद्यत ॥ निहतैर्दानवैरश्वैःखरैश्चवारणैस्तथा॥२५॥गृध्राःकाकावटाःश्येनावरफाजंबुकास्तथा॥ननृतुश्चुक्रुशुःप्रेतान्पतितान्रणभूमिषु ॥२६॥ अंबिकातद्रणस्थानंत्यक्त्वादूरस्थलांतरे ॥ गत्वाचकारचाऽप्युग्रंशंखनादंभयप्रदम् ॥ २७ ॥ तंश्रुत्वादरशब्दंतुशुंभःसद्मनिसंस्थितः ॥ दृष्ट्वाऽथदानवान्भग्नानागतान्रुधिरोक्षितान् ॥ २८ ॥ छिन्नपादकराक्षांश्चमंचकारोपितानपि ॥ भग्नपृष्ठकटिग्रीवान्क्रंदमानाननेकशः ॥ २९ ॥

लसे फूलोंकी वर्षा करने लगे ॥२४॥हे महाराज!उस समय किसी स्थानमें निहत दानवलोग, किसी स्थानमें घोडे, किसीं स्थानमें हाथी और किसीस्थानमे खरों ( गधो ) के गिरनेसे रणभूमिने भयंकर मूर्ति धारण करी ॥ २५ ॥ गृध्र, काक,श्येन ( पक्षी ) वढवरकादि एकप्रकारके पिशाच और जंबुका इत्यादि मांसलोभी जीव रणस्थलमे पडे हुए प्रेतोको देखकर नृत्य और निकट कोलाहलशब्द करने लगे ॥२६॥ तब अम्बिकादेवीने वह रणस्थल छोड़, दूरवर्ती स्थानमें जाय ऐसी भयदायक प्रचण्ड शंखध्वनि करी॥ २७॥कि शुम्भने अपने स्थानमें बैठेहुए भी उस भयजनित शंखनादको सुना फिर कुछ कालोपरान्त ही देखा कि, दानव रणमे पीठदे रोदन करते करते रणस्थलसे आरहे है. उनमें किसीका सर्वांग शरीर रुधिरकी धारामें डूबा हुआ ॥२८॥ किसीका पद छिन्न, किसीके बाहु छिन्न, कोई

जनित संग्राम तुममें ही शोभा पाता है और उत्साहजनित संग्राम शत्रुके प्रति प्रयुक्त होता है ॥ ४९ ॥ इन दोनों संग्राममें रतिजनित संग्राम सुखदायक है. और शत्रु जनित संग्रामको क्लेशदायक जानना चाहिये. हे नितम्बिनी ! तुम्हारे मनका भाव मैं भलीभाँति समझ गया हूं ॥ ५० ॥ तुम्हारे हृदयमें रतिजनित संग्रामका भावही देदीप्यमान रहता है. नरपति शुंभने इस समय इस विषयमें मुझको विशेषज्ञ जानकर ॥ ५१ ॥ विपुलसैन्यसहित मुझको ही तुम्हारे पास भेजा है. हे भाग्यवती ! तुम चतुर हो, अतएव मेरे वचनोंका तात्पर्य सहजमेंही समझ सक्ती हो अब मेरे हितकर वचन सुनो ॥ ५२ ॥ देखो, शुंभ देवताओंका दर्पदलन करके तीनो लोकोंके अधीश्वर हुए हैं. तुम उनसे विवाह करो तो तुम उनकी प्रियतमा पटरानी होकर अनेक भोग करोगी ॥ ५३ ॥ और वह महाबाहु शुंभ कामरणका

सुखदःप्रथमःकान्तेदुःखदश्चाऽरिजःस्मृतः ॥ जानाम्यहंवरारोहेभवत्यामानसंकिल ॥ ५० ॥ रतिसंग्रामभावस्तेहृदयेपरिवर्तते ॥ इति तज्ज्ञंविदित्वामांत्वत्सकाशंनराऽधिपः ॥ ५१ ॥ प्रेषयामासशुंभोऽद्यबलेनमहताऽऽवृतम् ॥ चतुराऽसिमहाभागेशृणुमेवचनंमृदु ॥५२॥ भजशुंभंत्रिलोकेशंदेवदर्पनिबर्हणम् ॥ पट्टराज्ञीप्रियाभूत्वाभुंक्ष्वभोगाननुत्तमान् ॥ ५३ ॥ जेष्यतित्वांमहाबाहुःशुंभःकामबलार्थवित् ॥ विचित्रान्कुरुहावांस्त्वंसोऽपिभावान्करिष्यति ॥ ५४ ॥ भविष्यतिकालिकेयंतत्रवैनर्मसाक्षिणी ॥ एवंसंगरयोगेनपतिर्मेपरमार्थवित् ॥ ॥ ५५ ॥ जित्वात्वांसुखशय्यायांपरिश्रांतांकरिष्यति ॥ रक्तदेहांनखाघातैर्दंतैश्चखंडिताधराम् ॥ ५६ ॥ स्वेदक्लिन्नांप्रभग्नांत्वांसंविधास्यतिभूपतिः ॥ भवितामानसःकामोरतिसंग्रामजस्तव ॥५७॥ दर्शनाद्वशएवाऽऽस्तेशुंभःसर्वात्मनाप्रिये ॥ वचनंकुरुमेपथ्यंहितकृच्चाऽपिपेशलम् ॥ ५८ ॥ भजशुंभंगणाध्यक्षंमाननीयातिमानिनी ॥ मंदभाग्याश्चतेनूनंद्वयस्त्रयुद्धप्रियाश्चये ॥ ५९ ॥

प्रकृत अर्थ जानते हैं, अतएव वह तुमको अनायास ही जीतेंगे तुम्हारे विचित्रभाव और मनोगतभावप्रदर्शन करनेपर वह भी भावप्रकाश करेंगे ॥ ५४ ॥ और यह कालिका तुम्हारी नर्मक्रीडाकी सहचरी होकर उसी स्थानमें वास करेगी. कामशास्त्रवित् दैत्यपति शुभके सहित रतियुद्धमे प्रवृत्त होनेसे ॥५५॥ वह तुमको जीत कर सुखशय्यापर परिश्रांत थकित करेंगे, वह तुम्हारा शरीर नखाघातसे शोणितसिक्त और अधरदंतद्वारा खंड खंड करडालेंगे ॥ ५६ ॥ तब वह स्वेदयुक्त शरीर करके तुमको कामरणमे पराजित कर देंगे. तुम्हारी मानसिक रतिजनित संग्रामलालसा इसीप्रकार पूर्ण होगी ॥ ५७ ॥ हे प्रणयिनि ! तुम्हारे दर्शनमात्रसेही शुंभ सर्व अन्तःकरणसे तुम्हारे वशीभूत होगें अतएव तुम मेरे हितकर मनोहर वचनोंका प्रतिपालन करो ॥ ५८ ॥ तुम अतिशयमानिनी हो, इसकारण शुंभसे विवाह

विनाश करो उसकी पार्श्ववर्तिनी कालीको मारकर उसको ग्रहण करो ॥ ३८ ॥ हे वीरवर ! तुम यह सब महत् कार्यसंपादन करके शीघ्र यहाँ आओ. उस कृशांगी साध्वीका शरीर अतिशय कोमल है. अतएव जिससे वह रमणी विनष्ट न हो, तुम अत्यन्त यत्नसहित उसी प्रकारके कोमल बाण परित्याग करो ॥ ३९ ॥हे वीर! इसमें यत्न रखना. कारण कि, उस कृशोदरीका कोमल शरीर है किन्तु जो शस्त्रधारण करके उसका सहायक हो उसका संहार करो॥ ४० ॥फलतः उस कामिनीको किसीप्रकार निहत न करके उसकी यत्नसहित रक्षा करो. व्यासजी बोले हे राजन् ! धूम्रलोचन राजाकी इसप्रकार आज्ञा पाते ही ॥ ४१ ॥ दैत्यपति शुंभको प्रणाम कर छःहजार दानवोंके सहित शीघ्र संग्राममें गया ॥ ४२ ॥ और उस स्थानमें उपस्थित होकर देखा कि, वह देवी मनोहर उपवनमें बैठी हुई है. तब धूम्रलो

शीघ्रमत्रसमागच्छकृत्वाकार्यमनुत्तमम् ॥ रक्षणीयात्वयासाध्वीमुंचंतीमृदुमार्गणान् ॥ ३९ ॥ यत्नेनमहतावीरमृदुदेहाकृशोदरी ॥ तत्सहायाश्चहंतव्यायेरणेशस्त्रपाणयः ॥ ४० ॥ सर्वथासानहंतव्यारक्षणीयाप्रयत्नतः ॥ व्यासउवाच ॥ इत्यादिष्टस्तदाराज्ञातरसाधूम्रलोचनः ॥ ॥ ४१ ॥ प्रणम्यशुंभंसैन्येनवृतःशीघ्रंययौरणे ॥ असाधूनांसहस्राणांषष्ट्याचातेपांवृतस्तथा ॥ ४२ ॥ सददर्शततोदेवींरम्योपवनसंस्थिताम् ॥ दृष्ट्वातांमृगशावाक्षींविनयेनसमन्वितः ॥ ४३ ॥ उवाचवचनंश्लक्ष्णंहेतुमद्रसभूषितम् ॥ शृणुदेविमहाभागेशुंभस्त्वद्विरहाऽऽतुरः ॥४४॥ दूतंप्रेषितवान्पार्श्वेतवनीतिविशारदः ॥ रसभंगभयोद्विग्नःसामपूर्वंत्वयिस्वयम् ॥ ४५ ॥ तेनाऽऽगत्यवचःप्रोक्तंविपरीतंवरानने ॥ वचसातेनमेभर्ताचिंताविष्टमनानृपः ॥ ४६ ॥ बभूवरसमार्गज्ञेशुंभःकामविमोहितः ॥ दूतेनतेननज्ञातंहेतुगर्भवचस्तव ॥ ४७ ॥ योमांजयतिसंग्रामेयदुक्तंकठिनंवचः ॥ नज्ञातस्तेनसंग्रामोद्विविधःखलुमानिनि ॥ ४८ ॥ रतिजोऽथोत्साहजश्चपात्रभेदेविवक्षितः ॥ रतिजस्त्वयिवामोरुशत्रोरुत्साहजःस्मृतः ॥ ४९ ॥

चन उस मृगनयनीको देख विनयसहित ॥ ४३ ॥ हेतुपूर्ण मधुर और सरस वचनसे कहने लगा हे देवि ! तुम अतिसौभाग्यवती हो. क्योंकि दैत्यपति शुंभ तुम्हारे विरहमें कातर हुए है ॥ ४४ ॥ उन नीतिविशारद राजाने रसभंगके भयसे उद्विग्न होकर तुम्हारे निकट प्रीतिवचन कहकर स्वयंही दूत भेजा था॥ ४५ ॥ किन्तु हे वरानने ! उस दूतने जाकर राजाके निकट सब विपरीत वचन कहे हैं. इससे महाराज दुःखी हुए ॥ ४६ ॥ हे रसज्ञे ! इससे कामातुर मेरे प्रभु महाराज शुंभ चिन्तामें निमग्न हुए हैं. वह दूत तुम्हारे वचनोंका गूढ तात्पर्य नहीं जान सका ॥ ४७॥ हे मानिनि "जो पुरुष संग्राममें मुझको जीतेगा" तुम्हारे इस कठोरवचनका तात्पर्य गूढ होनेसे तुम्हारे अभिलषित संग्रामके अर्थको नहीं जानसका ॥ ४८ ॥ हे वामोरु ! रतिजनित और उत्साहजनित संग्राम पात्रभेदसे दो प्रकारका है. रति

आपको उचित नहीं है ॥ २७ ॥ संग्राम करके मुझको अपने वशीभूत करो. हे महाराज ! उसके कहे यह वचन सुनकर मै लौट आया हूं ॥२८ ॥ अब आपको जो प्रिय हो इच्छानुसार वही करो. वह स्त्री युद्धकेलिये कृतनिश्चय होकर अनेक प्रकारके आयुध धारण किये सिंहके पीठपर बैठी हुई है ॥ २९ ॥ वह बडी दृढ है. अब इस विषयमें जो कर्त्तव्य हो वही कीजिये. व्यासजी बोले हे राजन् ! नरपति शुंभने सुग्रीवके इसप्रकार वचन सुनकर ॥ ३० ॥ समीप स्थित वीरवर अपने भ्राता निशुंभसे पूँछा शुंभ बोला हे भाई ! तुम अत्यन्त बुद्धिमान् हो, अतएव इस विषयमें क्या करना चाहिये ? यह सत्य कहो ॥३१॥ अकेली स्त्री युद्धकी अभिलाषासे इस समय हमको बुलाती है इसकारण मै संग्राममे जाऊं वा तुम सेनाको संग लेकर युद्धमें जाओगे ॥३२॥ इसमें तुम्हारी जो रुचि हो मै वही करूंगा.

तस्माद्युद्धयस्वधर्मज्ञजित्वामांस्ववशंकुरु ॥ तथेतिव्याहृतंवाक्यंश्रुत्वाऽहंसमुपागतः ॥ २८ ॥ यथेच्छसिमहाराजतथाकुरुतवप्रियम् ॥ सायुद्धार्थकृतमतिःसायुधासिंहगामिनी ॥ २९ ॥ निश्चलावर्ततेभूपयद्योग्यंतद्विधीयताम् ॥ व्यासउवाच ॥ इत्याकर्ण्यवचस्तस्यसुग्रीवस्यनराधिपः ॥३०॥ पप्रच्छभ्रातरंशूरंसमीपस्थंमहाबलम् ॥ शुंभउवाच ॥ भ्रातःकिमत्रकर्तव्यंब्रूहिसत्यंमहामते ॥ ३१ ॥ नार्येकायोद्धुकामाऽस्तिसमाह्वयतिसांप्रतम् ॥ अहंगच्छामिसंग्रामेत्वंवागच्छबलान्वितः ॥ ३२ ॥ यद्रोचतेनिशुंभाऽद्यतत्कर्तव्यंमयाकिल ॥ निशुंभउवाच॥ नमयानत्वयावीरगंतव्यंरणमूर्धनि ॥३३॥ प्रेषयस्वमहाराजत्वरितंधूम्रलोचनम् ॥ सगत्वातांरणेजित्वागृहीत्वाचारुलोचनाम् ॥३४ ॥ आगमिष्यतिशुंभाऽत्रविवाहःसंविधीयताम्॥ व्यासउवाच ॥ तन्निशम्यवचस्तस्यशुंभोभ्रातुःकनीयसः॥३५॥कोपात्संप्रेषयामासपार्श्वस्थंधूम्रलोचनम्॥ शुंभउवाच॥धूम्रलोचनगच्छाऽऽशुसैन्येनमहताऽऽवृतः ॥ ३६ ॥ गृहीत्वाऽऽनयतांमुग्धांस्ववीर्यमदमोहिताम् ॥ देवोवादानवोवाऽपिमनुष्योवामहाबलः ॥ ३७ ॥ तत्पार्ष्णिग्राहतांप्राप्तोहंतव्यस्तरसात्वया ॥ तत्पार्श्ववर्तिनींकालींहत्वासंगृह्यतांपुनः ॥ ३८ ॥

निशुंभने कहा हे महाराज ! संग्रामस्थलमें आपका वा मेरा जाना उचित नहीं है ॥ ३३ ॥ अतएव धूम्रलोचनको शीघ्र समरमे भेजो यह वीर वहां जाकर उस चारुलोचना ललनाको रणमे जीतकर यहां ले आवे ॥ ३४ ॥ तो फिर आप उससे विवाह कीजिये. व्यासजी बोले शुंभने कनिष्ठभ्राताकी यह बात सुन ॥ ३५॥ तत्काल क्रोधित होकर पार्श्वस्थित धूम्रलोचनको युद्धके लिये भेजा. शुंभने कहा हे धूम्रलोचन ! तुम बहुतसी सेनासहित अभी रणमें जाओ ॥ ३६ ॥ और वीर्यके मदसे गर्विता उस मुग्धा स्त्रीको ले आओ और यदि देवदानव वा मनुष्योंमे ॥ ३७ ॥ कोई भी महाबलवान् पुरुष उसका पृष्ठरक्षक हो तो तुम तत्काल उसका

तुम अभी अपने प्रभुके समीप जाय आदर सहित मेरे यह सब वचन कहो ॥ १६ ॥ १७॥ फिर वह महाबलवान् दानवपति विचार करके जो उचित बोध होगा वही करेंगे, हे धर्मज्ञ ! इस संसारमें शत्रु वा स्वामीके निकट सत्यवचन कहनाही दूतका धर्महै ॥ १८॥ इसमे सन्देह नहीं, इसकारण तुम शीघ्र अपने प्रभुके निकट जाकर सत्य वचन कहो, व्यासजी बोले हे राजन् ! तब वह दूत देवीके इसप्रकार नीतिसम्मत बलयुक्त ॥ १९ ॥ हेतुयुक्त बलमदगर्वित प्रगल्भ ( तीक्ष्ण ) वचन सुननेसे आश्चर्य युक्त होकर चलागया. फिर दैत्यपतिके निकट जाय उनके चरणकमलोंमें प्रणामकिया और वारवार विचारकर विनीतभावसे नीतिसंयुक्त कोमल प्रियवचन कहनेलगा ॥ २० ॥ २१ ॥ दूत बोला हे राजेन्द्र ! प्रभुके निकट सत्य और प्रियवचन कहने चाहिये. किन्तु सत्य और प्रियवचन अत्यन्त दुर्लभ है ॥ २२ ॥ पक्षान्तरमे कर्ण—कठोर अप्रियवचन कहनेसे राजा अत्यन्त कुपित होते है. इसी कारण अब म अतिचिन्तान्वित हुआ हूं हे राजेन्द्र ! वह अबला नारी क्या

त्रिदिवंचधरांत्यक्त्वाजीवितेच्छायदस्तिते ॥ इतिदूतवदाऽऽशुत्वंगत्वास्वपतिमादरात् ॥ १७ ॥ सविचार्ययथायुक्तंकरिष्यतिमहाबलः ॥ संसारेदूतधर्मोऽयंयत्सत्यंभाषणंकिल ॥ १८ ॥ शत्रौपत्यौचधर्मज्ञतथात्वंकुरुमाचिरम् ॥ व्यासउवाच ॥ अथतद्वचनंश्रुत्वानीतिमद्बलसंयुतम् ॥ १९ ॥ हेतुयुक्तंप्रगल्भंचविस्मितःप्रययौतदा ॥ गत्वादैत्यपतिंदूतोविचार्यचपुनःपुनः ॥ २० ॥ प्रणम्यपादयोःप्रह्वःप्रत्युवाचनृपंचतम् ॥ राजनीतिकरंवाक्यंमृदुपूर्वंप्रियंवचः ॥ २१ ॥ दूतउवाच ॥ सत्यंप्रियंचवक्तव्यंतेनचिंतापरोह्यहम् ॥ सत्यंप्रियंचराजेंद्रवचनंदुर्लभंकिल ॥ २२ ॥ अप्रियंवदतांकामंराजाकुप्यतिसर्वथा ॥ साक्षात्कुतःसमायाताकस्यवाकिंबलाऽबला ॥ २३ ॥ नज्ञानगोचरंकिंचित्किंब्रवीमिविचेष्टितम् ॥ युद्धकामामयादृष्टागर्विताकटुभाषिणी ॥ २४ ॥ तयायत्कथितंसम्यक्तच्छृणुष्वमहामते ॥ मयाबाल्यात्प्रतिज्ञेयंकृतापूर्वंविनोदतः ॥२५॥ सखीनांपुरतःकामंविवाहंप्रतिसर्वथा ॥ योमांयुद्धेजयेद्धादर्पंचविधुनोतिवै ॥२६॥ तंवरिष्याम्यहंकामंपतिंसमबलंकिल ॥ नमेप्रतिज्ञामिथ्यासाकर्तव्यानृपसत्तम ॥ २७ ॥

बलवती है ? वह कहांसे इस स्थानमे आई है ॥ २३ ॥ और वह किसकी रमणी है ? यह सब विषय मै कुछभी नहीं जानसक्ता. अतएव उसके व्यवहारका विषय किसप्रकार कहूं ? किन्तु तोभी उस कटुभाषिणी रमणीको देखकर इतना समझा है कि, वह अत्यन्तगर्वित होकर संग्राम करनेकी इच्छासे यहां आई है ॥ २४ ॥ हे राजन् ! आप अत्यन्त बुद्धिमान् है, अतएव उस स्त्रीने आपसे जो कहा है वह सब सुनकर जो कर्त्तव्य हो सो कीजिये. उस स्त्रीने कहा है कि, मैने पूर्वकालके समय बाल्यस्वभावसे क्रीडा करते करते सखियोंके सामने विवाहके विषयमें यह प्रतिज्ञा की है कि,जो कोई वीर मुझको भलीभाँति युद्धमे पराजित करके सहसा मेरा गर्व खर्व करेगा ॥ २५ ॥ २६ ॥ मै उस समबल पुरुषको अवश्य पति बनाऊंगी, हे नृपवर ! आप तो धर्मात्माओंमें श्रेष्ठ ह इसकारण मेरी प्रतिज्ञा मिथ्या करना

इस कारण परमानन्दसहित उस शृंगाररसका सेवन करना समस्त बुद्धिमान् प्राणियोका कर्त्तव्य है ॥ ७ ॥ और यदि तुम बाल्यस्वभावके कारण शुंभके समीप नहीं
चलोगी तो वह पृथ्वीपति कुपित हो आज्ञाकारी दूतोंको भेज अभी तुमको बलपूर्वक ले जायँगे ॥ ८ ॥ हे सुन्दरी ! वे बलदर्पित दानवलोग तुम्हारे केशाकर्षण
करके अभी शुंभके समीप लेजायँगे इसमें सन्देह नहीं ॥ ९ ॥ हे कृशांगी ! तुम सब प्रकारसे साहस छोडकर अपनी मानरक्षा करो. तुम सन्मानका पात्रहो, इस
कारण सन्मानित होकरही उसके समीप चलो ॥ १० ॥ देखो ! निशितबाणोसे देह छेदन कराकर युद्ध और रति जनित सुख. इन दोनोंमे कितना अन्तर है ? यह
दोनों परस्पर अतिशय भिन्न हैं, इसकारण सारासार विचारकर मेरे इन हितकर वचनोंका प्रतिपालन करो ॥ ११ ॥ शुंभ वा निशुंभका भजन करनेसे तुम अत्यन्त

नागमिष्यसिचेद्बालेसक्रुद्धःपृथिवीपतिः ॥ अन्यानाज्ञाकरान्प्रेष्यबलान्नेष्यतिसांप्रतम् ॥ ८ ॥ केशेष्वाकृष्यतेनूनंदानवाबलदर्पिताः ॥ त्वां
नयिष्यंतिवामोरुतरसाशुंभसन्निधौ ॥ ९ ॥ स्वलज्जांरक्षतन्वंगिसाहसंसर्वथात्यज ॥ मानितागच्छतत्पार्श्वेमानपात्रंयतोऽसिवै ॥१०॥ क्वयुद्धं
निशितैर्बाणैःक्वसुखंरतिसंगजम् ॥ साराऽसारंपरिच्छिद्यकुरुमेवचनंपटु ॥ ११ ॥भजशुंभंनिशुंभंवालब्धासिपरमंशुभम् ॥ देव्युवाच ॥ सत्यंदू
तमहाभागप्रवक्तुंनिपुणोह्यसि ॥ १२ ॥ निशुंभशुंभौजानामिबलवंताविति ध्रुवम् ॥ प्रतिज्ञामेकृताबाल्यादन्यथासाकथंभवेत् ॥ १२ ॥ तस्मा
द्ब्रूहिनिशुंभंचशुंभंवाबलवत्तरम् ॥ विनायुद्धंनमेभर्ताभविताकोऽपिसौष्ठवात् ॥ १४ ॥ जित्वामांतरसाकामंकरंगृह्णातुसांप्रतम् ॥ युद्धेच्छया
समायातांविद्धिमामबलांनृप ॥ १५ ॥ युद्धंदेहिसमर्थोऽसिवीरधर्मंसमाचर ॥ बिभेषिममशूलाच्चेत्पातालंगच्छमाचिरम् ॥ १६ ॥

सुखपाओगी इसमें सन्देह नहीं देवीने कहा हे दूत । तुम अत्यन्त भाग्यशाली हो, सुतरां सत्य कहनेमें बडे निपुण हो ॥ १२ ॥ शुंभ और निशुंभको मैं भलीभाँति
बलवान् जानती हूँ किन्तु बाल्यस्वभावके वश होकर मैंने जो पूर्वमें प्रतिज्ञा की है, उसके अन्यथा किसप्रकार करूं ?॥ १३॥ अतएव तुम अत्यन्त बलशाली उन
शुंभ वा निशुंभसे कहो कि, विना युद्ध किये सौन्दर्यवशसे कोई मेरा स्वामी नहीं होसकेगा ॥ १४ ॥ इसलिये तुम अभी मुझको जीतकर इच्छानुसार मेरा पाणि
ग्रहण करो मैं अबला होकर भी युद्धकी इच्छासे यहां आई हूं ॥ १५ ॥ यह निश्चय जानो, अतएव यदि समर्थ हो तो युद्धदान करके वीरधर्मका आचरण करो
और यदि मेरे शूलके देखनेसे तुमको भय होता हो अथवा यदि तुमको जीवनकी इच्छा होतोस्वर्ग और धरातलपरित्याग करके अभी पातालमें चलेजाओ हे दूत !

कि,इस वालिकाने किसलिये ऐसी अद्भुत कठोर प्रतिज्ञा करी. अतएव हे राजेन्द्र ! आपभी मेरा इसप्रकार वल जानकर ॥ ६५ ॥ अपने पराक्रमसे मुझको पराजित कर अपना अभिलषित कीजिये. हे सर्वांगसुन्दर ! आप वा आपके छोटे भाई समरस्थलमे आय ॥ ६६ ॥ मुझको पराजित कर विवाहकार्य संपादन करे ॥६७॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कंधे भाषाटीकायां त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ व्यासजी वोले हे राजन् ! देवीके यह वचन सुनकर दूतने आश्चर्ययुक्त चित्तसे कहा सुन्दरी ! तुम स्त्रियोंके स्वभावसे भलीभाँति विचार न करके यह क्या कहती हो ? ॥ १ ॥ हे देवि ! तुम व्यर्थ अभिमानसे गर्वित हुई हो, जिस शुंभने इन्द्रादि देवता और अपरापर अनेक दैत्योंको पराजित किया है, तुम उसको किसप्रकार समरमे जीतनेकी इच्छा करती हो ? ॥ २ ॥ हे कमलनयने ! तुम तो दैत्यराज शुंभके

किमेतयाकृतंक्रूरंव्रतमद्भुतमाशुवै ॥ तस्मात्त्वमपिराजेंद्रज्ञात्वामेहीदृशंबलम्॥६५॥ जित्वामांस्वबलेनाऽत्रवांछितंकुरुचात्मनः ॥ त्वंवातवाऽनुजोभ्रातासमेत्यसमरांगणे॥६६॥जित्वामांसमरेणाऽत्रविवाहंकुरुसुंदर॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेपञ्चमस्कन्धेत्रयोविंशोऽध्यायः ॥२३॥ व्यासउवाच ॥ देव्यास्तद्वचनंश्रुत्वासदूतःप्राहविस्मितः ॥ किंब्रूषेरुचिरापांगिस्त्रीस्वभावाद्विसाहसात्॥१॥ इंद्राद्यानिर्जितायेनदेवादैत्यास्तथाऽपरे ॥ तंकथंसमरेदेविजेतुमिच्छसिभामिनि ॥२॥त्रैलोक्येताहृशोनास्तियःशुंभंसमरेजयेत्॥ कात्वंकमलपत्राक्षितस्याग्रेयुधिसांप्रतम्॥३॥ अविचार्यनवक्तव्यंवचनंकाऽपिसुंदरि ॥ बलंस्वपरयोर्ज्ञात्वावक्तव्यंसमयोचितम् ॥४॥ त्रैलोक्याधिपतिःशुंभस्तवरूपेणमोहितः ॥ त्वांचप्रार्थयतेराजाकुरुतस्येप्सितंप्रिये ॥५॥ त्यक्त्वामूर्खस्वभावंत्वंसंमान्यवचनंमम ॥ भजशुंभंनिशुंभंवाहितमेतद्ब्रवीमिते॥६॥शृंगारःसर्वथासर्वैःप्राणिभिःपरयामुदा ॥ सेवनीयोबुद्धिमद्भिर्नवानामुत्तमोयतः ॥ ७ ॥

सन्मुख अतितुच्छ पदार्थ दिखाई दोगी जो शुम्भको युद्धमें पराजय करसके इस त्रिलोकीमे ऐसा कोई वीर नहीं है ॥ ३ ॥ हे सुन्दरी ! विना विचारे कहीं किसी वचनको नहीं कहना चाहिये. अपना और दूसरेका वल जानकर समयानुसार वचन कहने चाहिये ॥ ४ ॥ तीनोंलोकोका अधिपति राजा शुंभ तुम्हारे रूपलावण्यसे मोहित होकर तुम्हारी प्रार्थना करता है, इसकारण तुम प्रणयिनी होकर उसकी इच्छानुसार कार्य करो ॥ ५ ॥ तुम अव मूर्खस्वभावको छोडकर शुंभ वा निशुंभका भजन करो यह मैं तुमसे हितके वचनही कहता हूं. अतएव मेरे वचनोंका प्रतिपालन करो ॥ ६ ॥ नवप्रकारके रसोमे शृंगाररस सर्वोत्तम है.

इस कारण परमानन्दसहित उस शृंगाररसका सेवन करना समस्त बुद्धिमान् प्राणियोंका कर्त्तव्य है ॥ ७ ॥ और यदि तुम बाल्यस्वभावके कारण शुंभके समीप नहीं चलोगी तो वह पृथ्वीपति कुपित हो आज्ञाकारी दूतोंको भेज अभी तुमको बलपूर्वक ले जायँगे ॥ ८ ॥ हे सुन्दरी ! वे बलदर्पित दानवलोग तुम्हारे केशाकर्षण करके अभी शुंभके समीप लेजायँगे इसमे सन्देह नहीं ॥ ९ ॥ हे कृशांगी ! तुम सब प्रकारसे साहस छोडकर अपनी मानरक्षा करो. तुम सन्मानका पात्रहो, इस कारण सन्मानित होकरही उसके समीप चलो ॥ १० ॥ देखो ! निशितबाणोंसे देह छेदन कराकर युद्ध और रति जनित सुख. इन दोनोंमें कितना अन्तर है? यह दोनों परस्पर अतिशय भिन्न है, इसकारण सारासार विचारकर मेरे इन हितकर वचनोंका प्रतिपालन करो ॥ ११ ॥ शुंभ वा निशुंभका भजन करनेसे तुम अत्यन्त

नागमिष्यसिचेद्बालेसक्रुद्धःपृथिवीपतिः ॥ अन्यानाज्ञाकरान्प्रेष्यबलान्नेष्यतिसांप्रतम् ॥ ८ ॥ केशेष्वाकृष्यतेनूनंदानवाबलदर्पिताः ॥ त्वां नयिष्यंतिवामोरुतरसाशुंभसन्निधौ ॥ ९ ॥ स्वलज्जांरक्षतन्वंगिसाहसंसर्वथात्यज ॥ मानितागच्छतत्पार्श्वेमानपात्रंयतोऽसिवै ॥१०॥ क्वयुद्धं निशितैर्बाणैःक्वसुखंरतिसंगजम् ॥ साराऽसारंपरिच्छिद्यकुरुमेवचनंपटु ॥ ११ ॥भजशुंभंनिशुंभंवालब्धासिपरमंशुभम् ॥ देव्युवाच ॥ सत्यंदूतमहाभागप्रवक्तुंनिपुणोह्यसि ॥ १२ ॥ निशुंभशुंभौजानामिबलवंतावितिध्रुवम् ॥ प्रतिज्ञामेकृताबाल्यादन्यथासाकथंभवेत् ॥ १३ ॥ तस्माद्ब्रूहिनिशुंभंचशुंभंवाबलवत्तरम् ॥ विनायुद्धंनमेभर्ताभविताकोऽपिसौष्ठवात् ॥ १४ ॥ जित्वामांतरसाकामंकरंगृह्णातुसांप्रतम् ॥ युद्धेच्छया समायातांविद्धिमामबलांनृप ॥ १५ ॥ युद्धंदेहिसमर्थोऽसिवीरधर्मंसमाचर ॥ बिभेषिममशूलाच्चेत्पातालंगच्छमाचिरम् ॥ १६ ॥

सुखापाओगी इसमें सन्देह नहीं देवीने कहा हे दूत ! तुम अत्यन्त भाग्यशाली हो, सुतरां सत्य कहनेमें बडे निपुण हो ॥ १२ ॥ शुंभ और निशुंभको मैं भलीभाँति बलवान् जानती हूँ किन्तु बाल्यस्वभावके वश होकर मैने जो पूर्वमें प्रतिज्ञा की है, उसके अन्यथा किसप्रकार करूं ?॥ १३॥ अतएव तुम अत्यन्त बलशाली उन शुंभ वा निशुंभसे कहो कि, बिना युद्ध किये सौन्दर्यवशसे कोई मेरा स्वामी नहीं होसकेगा ॥ १४ ॥ इसलिये तुम अभी मुझको जीतकर इच्छानुसार मेरा पाणि ग्रहण करो मैं अबला होकर भी युद्धकी इच्छासे यहां आई हूं ॥ १५ ॥ यह निश्चय जानो, अतएव यदि समर्थ हो तो युद्धदान करके वीरधर्मका आचरण करो और यदि मेरे शूलके देखनेसे तुमको भय होता हो अथवा यदि तुमको जीवनकी इच्छा होतोस्वर्ग और धरातलपरित्याग करके अभी पातालमे चलेजाओ हे दूत !

दैत्याधिराज शुंभने चडमुंडके इसप्रकार कोमलाक्षर मधुर वचन सुनकर समीप स्थित सुग्रीवसे कहा ॥ ३१ ॥ हे सुग्रीव ! तुम सब कार्योंमें चतुर हो अतएव इस समय मेरा दूतकार्य संपादन करो । जिससे वह कृशोदरी मेरे समीप आवे, तुम उससे वैसेही वचन कहो ॥ ३२ ॥ शृंगाररसमे चतुर सुधीगण कहते है कि, स्त्रियों के प्रति साम और दान, यह दोनों प्रकारके उपाय प्रयुक्त करने चाहिये ॥ ३३ ॥ क्योंकि भेद प्रयोग करनेमें अवश्य कपटताका प्रयोजन होता है. सुतरां कपट व्यवहारसे रसाभास होता है. और निग्रह करनेसे रसभंग होता है, इसकारण पण्डितोंने इन दोनो उपायोको दूषित कहा है ॥ ३४ ॥ हे दूतवर ! साम और दानयुक्त मधुरवचन कहनेपर कौन स्त्री कामबाणसे पीडित होकर वशीभूत नहीं होती ॥ ३५ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! सुग्रीव शुंभके इसप्रकार चातुर्यता गर्भित वचन सुनकर तत्काल जगन्माता अम्बिकाके समीप गया ॥ ३६ ॥ अनन्तर वह सिंहपर चढी सुवदना कान्ता जगदम्बिकाको देखकर प्रणतिपूर्वक

गच्छसुग्रीवदूतत्वंकुरुकार्यविचक्षण ॥ वक्तव्यंचतथातत्रयथाऽभ्येतिकृशोदरी ॥ ३२ ॥ उपायौद्वौप्रयोक्तव्यौकांतासुसुविचक्षणैः ॥ सामदाने इतिप्राहुःशृंगाररसकोविदाः ॥ ३३ ॥ भेदेप्रयुज्यमानेऽपिरसाऽऽभासस्तुजायते ॥ निग्रहेरसभंगःस्यात्तस्मात्तौदूषितौबुधैः ॥ ३४ ॥ सामदानंमुखैर्वाक्यैःश्लक्ष्णैर्नर्मयुतैस्तथा ॥ कानयातिवशेदूतकामिनीकामपीडिता ॥३५॥ व्यासउवाच ॥ सुग्रीवस्तुवचःश्रुत्वाशुंभोक्तंसुप्रियंपटु ॥ जगामतरसातत्रयत्राऽऽस्तेजगदंबिका ॥ ३६ ॥ सोऽपश्यत्सुमुखींकांतांसिंहस्योपरिसंस्थिताम् ॥ प्रणम्यमधुरंवाक्यमुवाचजगदंबिकाम् ॥ ॥ ३७ ॥ दूतउवाच ॥ वरोरुत्रिदशारातिःशुंभःसर्वांगसुंदरः ॥ त्रैलोक्याऽधिपतिःशूरःसर्वजिद्राजतेनृपः ॥३८॥ तेनाऽहंप्रेषितःकामंत्वत्सकाशंमहात्मना ॥ त्वद्रूपश्रवणासक्तचित्तेनातिविदूयता ॥३९॥ वचनंतस्यतन्वंगिशृणुप्रेमपुरःसरम् ॥ प्रणिपत्ययथाप्राहदैत्यानामधिपस्त्वयि॥ ॥ ४० ॥ देवामयाजिताःसर्वेत्रैलोक्याधिपतिस्त्वहम् ॥ यज्ञभागानऽहंकान्तेगृह्णामीहस्थितःसदा ॥ ४१ ॥ हृतसाराकृतानूनद्यौर्मयारत्नवर्जिता ॥ यानिरत्नानिदेवानांतानिचाऽऽहृतवानहम् ॥ ४२ ॥

मधुर वचनसे कहने लगा ॥ ३७ ॥ दूत बोला हे सुंदरि ! महाराज सुरशत्रु शुभ सर्वांगसुन्दर और वीरपुरुष हैं वे नरपाल सबको पराजित कर तीनो लोकोके अधिपति हो परमसुखसे काल व्यतीत करते है ॥ ३८ ॥ वे महात्मा आपके रूपलावण्यका वृत्तान्त सुन आपके प्रति अतिशय आसक्त हुएहै इसकारण उन्होंने अत्यन्त सन्तप्त होकर आपके प्रति अपनी अभिलाषा प्रकाशित करनेके लिये मुझको भेजा है ॥ ३९ ॥ हे कृशांगी ! उन दैत्यपतिने प्रणत होकर आपसे जो कहा है आप उनके वे प्रेममय वचन सुनिये ॥ ४० ॥ हे कान्ते ! मै सब देवताओंका पराजय करके त्रैलोक्यका अधिपति हुआ हूं. विशेष कर मै घरमे रहकर ही नित्य संपूर्ण यज्ञभाग ग्रहण करता हूं ॥ ४१ ॥ देवताओंके जो सब धन. रत्न थे मैं वह सब हरण करके ले आया हूं अतएव रत्नोका हरण होजानेसे अमर

भवन:निस्संदेह सारविहीन होगया है ॥ ४२ ॥ हे मुन्दरि ! तीनोलोकोंमें जो सब धन रत्न हैं मै उन सबका भोग करता हूं अधिक क्या संपूर्ण सुर असुर और मनुष्यलोग मेरे एकान्त अनुगत होकर काल व्यतीत करते है ॥ ४३ ॥ किन्तु तुम्हारे गुणग्राम मेरे कर्णविवरद्वारा हृदयमें प्रवेश करके मुझको बलात्कार तुम्हारे अधीन करते है. इसकारण मै तुम्हारा किंकरस्वरूप हुआ हूं, अतएव अब मै क्या करूं ॥ ४४ ॥ हे मुन्दरि ! तुम जो आज्ञा करोगी, मैं तुम्हारे वशवर्ती होकर वही करूंगा. हे सुन्दरि ! मैं तुम्हारा दास हूं इसलिये मेरी कामवाणसे रक्षा करो ॥ ४५ ॥ हे हंसगमने ! मैं तुम्हारे नितान्त अधीन हूं, विशेषकर कामबाणसे अत्यन्त व्याकुल हुआ हूं, अतएव तुम मेरा भजन करो तो तुम तीनों लोकोंकी अधीश्वरी होकर अनुपम भोग्य वस्तुओंका भोग करोगी ॥ ॥ ४६ ॥ हे नितम्बिनी ! तुम मेरे मरनेकी शका मत करो, क्योंकि मै देवता असुर और मनुष्योंसे अवध्य हूं, मै सदा तुम्हारा आज्ञाकारी दास होकर रहूंगा ॥

भोक्ताऽहंसर्वरत्नानांत्रिषुलोकेषुभामिनि ॥ वशाऽनुगाःसुराःसर्वेममदैत्याश्चमानवाः ॥ ४३ ॥ त्वद्गुणैःकर्णमागत्यप्रविश्यहृदयांतरम् ॥ त्वदधीनःकृतःकामंकिंकरोस्मिकरोमिकिम् ॥ ४४ ॥ त्वमाज्ञापयरंभोरुतत्करोमिवशाऽनुगः ॥ दासोऽहंतवचार्वंगिरक्षमांकामवाणतः ॥ ४५ ॥ भजमांत्वंमरालाक्षितवाधीनंस्मराऽऽकुलम् ॥ त्रैलोक्यस्वामिनीभूत्वाभुंक्ष्वभोगाननुत्तमान् ॥ ४६ ॥ तवचाऽऽज्ञाकरःकान्तेभवामिमरणावधि ॥ अवध्योऽस्मिवरारोहेसदेवासुरमानुषैः ॥ ४७ ॥ सदासौभाग्यसंयुक्ताभविष्यसिवरानने ॥ यत्रतेरमतेचित्तंतत्रक्रीडस्वसुंदरि ॥ ४८ ॥ इतितस्यवचश्चित्तेविमृश्यमदमंथरे ॥ वक्तव्यंयद्भवेत्प्रेम्णातद्ब्रूहिमधुरंवचः ॥ ४९ ॥ शुंभायचंचलापांगितद्ब्रवीम्यहमाशुवै ॥ व्यासउवाच॥ तद्दूतवचनंश्रुत्वास्मितंकृत्वासुपेशलम् ॥ ५० ॥ तंप्राहमधुरांवाचंदेवीदेवार्थसाधिका ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ जानाम्यहंनिशुंभंचशुंभंचाऽतिबलंनृपम् ॥ ५१ ॥ जेतारंसर्वदेवानांहंतारंचैवविद्विषाम् ॥ राशिसर्वगुणानांचभोक्तारंसर्वसंपदाम् ॥ ५२ ॥ दातारंचाऽतिशूरंचसुंदरंमन्मथाकृतिम् ॥ द्वात्रिंशल्लक्षणैर्युक्तमवध्यंसुरमानुषैः ॥ ५३ ॥

॥ ४७ ॥ हे वरानने ! मेरा वचन प्रतिपालन करनेसे तुम सौभाग्यवती होगी हे सुन्दरी ! तुम जहाँ अभिलाषा करोगी,उसी स्थानमे विहार करता फिरूंगा॥ ४८॥ हे देवि ! उन दैत्यपतिके यह सब वचन मनमे विचारकर जो आपको कहना हो, आप प्रीतिसहित तादृश मधुरवचन कहिये ॥ ४९ ॥ हे चंचलापांगि ! मै अभी जाकर यह सब वृत्तान्त महाराज शुंभसे कहताहूं, व्यासजी बोले हे राजन् ! देवकार्यमें तत्पर भगवतीने दूतके यह वचन सुन कुछेक हँसकर ॥ ५० ॥ मधुर वचनद्वारा कहा, देवी बोली हे दूत ! शुंभ और निशुंभको मै भलीभाँति जानतीहूं ॥ ५१॥ वह असुरराज शुंभ अतिबलवान् है वह शुंभ देवताओंको पराजित करके अतुल ऐश्वर्यभोग करता है ॥ ५२ ॥ वह सब गुणोंकी खान है अत्यन्त शूर दाता और रतिपतिकी समान सुन्दर है वह दैत्यवर बत्तीस सुलक्षण संभूषितहै विशेषकर

देवता और मनुष्यसे अवध्य है ॥ ५३ ॥ हे दूतवर ! यह जानकरही मै उस महासुर शुंभको देखनेकेलिये यहां आई हूं. देखो रत्न अपनी अधिक शोभा बढानेके लिये जिसप्रकार सुवर्णके निकट आनकर मिलते हैं ॥ ५४ ॥ इसीप्रकार मैं अपने पतिको देखनेके लिये दूरसे यहां आई हूं मैने संपूर्ण देवता गंधर्व राक्षस भूतलस्थ विख्यात मनुष्य इत्यादि अत्यन्त प्रियदर्शन पुरुषोको देखकर जानलिया है कि, वह सब शुंभके भयसे भीत और विचेतन होकर कंपित हो रहे है ॥५५ ॥ ॥ ५६ ॥ अतएव शुंभको यह सब गुणग्राम सुनकर उनके देखनेके लिये यहां आई हूं. हे दूत ! तुम अत्यन्त सौभाग्यवान् हो, अब तुम शुंभके निकट जाकर एकान्तमें ॥५७॥ उस महाअसुर शुंभसे मेरे वचनानुसार मधुरवचन कहो कि, आप बलवानोंमें अग्रणी हैं, सुन्दरसे भी सुन्दर हैं ॥५८॥ सर्वविद्याविशारद, शूर, गुणी, दाता, चतुर, सत्कुलसंभूत, तेजस्वी और देवताओंके जीतनेवाले है ॥५९॥ विशेषकर अपने बाहुबलसे उन्नत और स्वाधीन होकर सब रत्न उपभोग करते

ज्ञात्वासमागतास्म्यत्रद्रष्टुकामामहाऽसुरम् ॥ रत्नंकनकमायातिस्वशोभाधिकवृद्धये ॥ ५४ ॥ तत्राऽहंस्वपतिंद्रष्टुंदूरादेवाऽऽगताऽस्मिवै ॥ दृष्टामयासुराःसर्वेमानवाभुविमानदाः ॥ ५५ ॥ गंधर्वाराक्षसाश्चाऽन्येयेचाऽतिप्रियदर्शनाः ॥ सर्वेशुंभभयाद्भीतावेपमानाविचेतसः ॥ ५६ ॥ श्रुत्वाशुंभगुणानत्रप्राप्तास्म्यद्यदिदृक्षया ॥ गच्छदूतमहाभागब्रूहिशुंभंमहाबलम् ॥ ५७ ॥ निर्जनेश्लक्ष्णयावाचावचनवचनान्मम ॥ त्वांज्ञात्वाबलिनांश्रेष्ठंसुंदराणांचसुंदरम् ॥ ५८ ॥ दातारंगुणिनंशूरंसर्वविद्याविशारदम् ॥ जेतारंसर्वदेवानांदक्षंचोग्रंकुलोत्तरम् ॥ ५९ ॥ भोक्तारंसर्वरत्नानांस्वाधीनंस्वबलोन्नतम् ॥ पतिकामास्म्यहंसत्यंतवयोग्यानराधिप ॥ ६० ॥ स्वेच्छयानगरेतेऽत्रसमायातामहामते ॥ ममाऽस्तिकारणंकिंचिद्विवाहेराक्षसोत्तम ॥ ६१ ॥ बालभावाद्व्रतंकिंचित्कृतंराजन्मयापुरा ॥ क्रीडंत्याचवयस्याभिःसहैकान्तेयदृच्छया ॥ ६२ ॥ स्वदेहबलदर्पेणसखीनांपुरतोरहः ॥ मत्समानबलःशूरोरणेमांजेष्यतिस्फुटम् ॥ ६३ ॥ तंवरिष्याम्यहंकामंज्ञात्वातस्यबलाबलम् ॥ जहसुर्वचनंश्रुत्वासख्योविस्मितमानसाः ॥ ६४ ॥

हैं अतएव हे नरनाथ ! मै तुम्हारे इन समस्त गुणोंको जानकर निःसन्देह पतिप्राप्तिकी अभिलाषासे ॥ ६० ॥ इच्छापूर्वक तुम्हारे नगरमें आई हूं. हे महात्मन्! मैही तुम्हारे योग्य स्त्री हूं. हे दैत्यवर ! परंतु मेरे विवाहमे किंचित्मात्र प्रतिबंधक है ॥ ६१ ॥ पूर्वकालके समय एकान्तमें वयस्या सखियोंके सहित क्रीडा करते करते इच्छानुसार बालस्वभावसे ॥ ६२ ॥ और अपने शरीरके बलसे दर्पित होकर सखियोंके सामने एक प्रतिज्ञा करी है कि, मेरी समान बलशाली कोई पुरुष यदि मुझको रणमें पराजित करसके ॥ ६३ ॥ तो मैं उसका बलाबल जानकर अवश्य उसका वरण करूंगी. सखियोने मेरा यह वचन सुनकर हँसी की थी और आश्चर्यमे होकर कहा था ॥ ६४ ॥

कि,इस बालिकाने किसलिये ऐसी अद्भुत कठोर प्रतिज्ञा करी. अतएव हे राजेन्द्र ! आपभी मेरा इसप्रकार बल जानकर ॥ ६५ ॥ अपने पराक्रमसे मुझको पराजित कर अपना अभिलषित कीजिये. हे सर्वांगसुन्दर ! आप वा आपके छोटे भाई समरस्थलमें आय ॥ ६६ ॥ मुझको पराजित कर विवाहकार्य संपादन करै ॥६७॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कंधे भाषाटीकायां त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! देवीके यह वचन सुनकर दूतने आश्चर्ययुक्त चित्तसे कहा सुन्दरी ! तुम स्त्रियोंके स्वभावसे भलीभाँति विचार न करके यह क्या कहती हो ? ॥ १ ॥ हे देवि ! तुम व्यर्थ अभिमानसे गर्वित हुई हो, जिस शुंभने इन्द्रादि देवता और अपरापर अनेक दैत्योंको पराजित किया है; तुम उसको किसप्रकार समरमें जीतनेकी इच्छा करती हो ? ॥ २ ॥ हे कमलनयने ! तुम तो दैत्यराज शुंभके

किमेतयाकृतंक्रूरंव्रतमद्भुतमाशुवै ॥ तस्मात्त्वमपिराजेंद्रज्ञात्वामेहीदृशंबलम्॥६५॥ जित्वामांस्वबलेनाऽत्रवांछितंकुरुचात्मनः ॥ त्वंवातवाऽनुजोभ्रातासमेत्यसमरांगणे॥६६॥जित्वामांसमरेणाऽत्रविवाहंकुरुसुंदर॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेपञ्चमस्कन्धेत्रयोविंशोऽध्यायः ॥२३॥ व्यासउवाच ॥ देव्यास्तद्वचनंश्रुत्वासदूतःप्राहविस्मितः ॥ किंब्रूषेरुचिरापांगिस्त्रीस्वभावाद्धिसाहसात्॥१॥ इंद्राद्यानिर्जितायेनदेवादैत्यास्तथाऽपरे ॥ तंकथंसमरेदेविजेतुमिच्छसिभामिनि ॥२॥त्रैलोक्येंतादृशोनास्तियःशुंभंसमरेजयेत्॥ कात्वंकमलपत्राक्षितस्याग्रेयुधिसांप्रतम्॥३॥ अविचार्यनवक्तव्यंवचनंक्काऽपिसुंदरि ॥ बलंस्वपरयोर्ज्ञात्वावक्तव्यंसमयोचितम् ॥४॥ त्रैलोक्याधिपतिःशुंभस्तवरूपेणमोहितः ॥ त्वांचप्रार्थयतेराजाकुरुतस्येप्सितंप्रिये ॥५॥ त्यक्त्वामूर्खस्वभावंत्वंसंमान्यवचनंमम ॥ भजशुंभंनिशुंभंवाहितमेतद्ब्रवीमिते॥६॥शृंगारःसर्वथासर्वैःप्राणिभिःपरयामुदा ॥ सेवनीयोबुद्धिमद्भिर्नवानामुत्तमोयतः ॥ ७ ॥

सन्मुख अतितुच्छ पदार्थ दिखाई देगी जो शुम्भको युद्धमें पराजय करसके इस त्रिलोकीमें ऐसा कोई वीर नहीं है ॥ ३ ॥ हे सुन्दरी ! विना विचारे कहीं किसी वचनको नहीं कहना चाहिये. अपना और दूसरेका बल जानकर समयानुसार वचन कहने चाहिये ॥ ४ ॥ तीनोंलोकोंका अधिपति राजा शुंभ तुम्हारे रूपलावण्यसे मोहित होकर तुम्हारी प्रार्थना करता है. इसकारण तुम प्रणयिनी होकर उसकी इच्छानुसार कार्य करो ॥ ५ ॥ तुम अब मूर्खस्वभावको छोडकर शुंभ वा निशुंभका भजन करो यह मैं तुमसे हितके वचनही कहता हूं. अतएव मेरे वचनोंका प्रतिपालन करो ॥ ६ ॥ नवप्रकारके रसोंमे शृगाररस सर्वोत्तम है.

यह स्त्रीरत्न ग्रहण नहीं करते ? ॥ २० ॥ हे राजन् ! आपने इन्द्रका परम सुन्दर ऐरावत हाथी, पारिजातवृक्ष, सप्तास्य उच्चैःश्रवा इत्यादि संपूर्ण रत्न बलपूर्वक ग्रहण किये है ॥ २१ ॥ हे नृपवर ! मरालध्वज चिह्नित विधाताका रत्नस्वरूप दिव्यविमान भी आप बलपूर्वक ले आये है ॥ २२ ॥ कुबेरकी पद्मनिधि और जलपति वरुणका शुभ्रछत्र आपने बलात्कारसे ग्रहण किया है ॥२३॥ हे नृपोत्तम ! वरुणके पराजित होनेपर आपके भ्राता निशुम्भने बलपूर्वक उनका पाशास्त्र ले लिया है ॥ २४ ॥ हे महाराज ! समुद्रने डरकर आपको अनेक प्रकारके रत्न और जिसके कमल कभी म्लान नहीं होते, ऐसी कमलमाला देकर सन्मानित किया है ॥ २५ ॥ हे नृपवर ! अधिक और क्या कहूं ? आपने मृत्युको जीतकर उसकी शक्ति और यमको पराजित करके उनका वह दारुण दंडग्रहण किया है

इंद्रस्यैरावतःश्रीमान्पारिजाततरुस्तथा ॥ गृहीतोऽश्वःसप्तमुखस्त्वयानृपबलात्किल ॥२१॥ विमानंवैधसंदिव्यंमरालध्वजसंयुतम् ॥ त्वयाऽऽत्तंरत्नभूतंतद्बलेननृपचाद्भुतम् ॥ २२ ॥ कुबेरस्यनिधिःपद्मस्त्वयाराजन्समाहृतः ॥ छत्रंजलपतेःशुभ्रंगृहीतंतत्त्वयाबलात् ॥ २३ ॥ पाशश्चाऽपिनिशुंभेनभ्रात्रातवनृपोत्तम ॥ गृहीतोस्तिहठात्कामंवरुणस्यजितस्यच ॥ २४ ॥ अम्लानपंकजांतुभ्यंमालांजलनिधिर्ददौ ॥ भयात्तवमहाराजरत्नानिविविधानिच ॥ २५ ॥ मृत्योःशक्तिर्यमस्याऽपिदंडःपरमदारुणः ॥ त्वयाजित्वाहृतःकामंकिमन्यद्वर्ण्यतेनृप ॥ २६ ॥ कामधेनुर्गृहीताऽद्यवर्ततेसागरोद्भवा ॥ मेनकाद्यावशेराजंस्तवतिष्ठंतिचाऽप्सराः ॥ २७ ॥ एवंसर्वाणिरत्नानित्वयाऽऽत्तानिबलादपि ॥ कस्त्वान्नगृह्णतेकांतारत्नमेषावरांगना ॥ २८ ॥ सर्वाणितेगृहस्थानिरत्नानिविशदान्यथ ॥ अनयासंभविष्यंतिरत्नभूतानिभूपते ॥ २९ ॥ त्रिषुलोकेषुदैत्येंद्रनेदृशीवर्ततेप्रिया ॥ तस्मात्तामानयाऽऽशुत्वंकुरुभार्यामनोहराम् ॥ ३० ॥ व्यासउवाच ॥ इतिश्रुत्वातयोर्वाक्यंमधुरंमधुराक्षरम् ॥ प्रसन्नवदनःप्राहसुग्रीवंसन्निधौस्थितम् ॥ ३१ ॥

॥ २६ ॥ हे राजन् ! जो कामधेनु समुद्रसे निकली थी, आप उसको ले आये है, वह कामधेनु अब भी आपके पास विद्यमान है, अधिक क्या मेनका इत्यादि अप्सराये आपके वशीभूत रहती है ॥ २७ ॥ इसप्रकार आपने पराक्रम प्रकाश करके संपूर्ण रत्नग्रहण किये हैं। यह वरांगना भी रमणीरत्न है, अतएव इसको किसलिये ग्रहण नहीं करते ? ॥ २८ ॥ हे भूपते ! आपके घरमें जो सब रत्न है वह इस स्त्री रत्नद्वारा विशद होकर यथार्थरत्नस्वरूपता प्राप्त करेंगे. इसमें संदेह नहीं ॥ २९ ॥ हे दैत्येन्द्र ! तीनों लोकोंमें ऐसी प्रियतमा ललना दूसरी नहीं है, इसकारण आप शीघ्र उस मनोरमा स्त्रीको लाकर उसका भोग कीजिये ॥ ३० ॥ व्यासजी बोले हे राजन्!

डालते है. हे मातः ! आप दुःखी पुरुषोंकी रक्षा करनेवाली है, अतएव भक्तिपरायण देवताओंकी दुःखमे रक्षा कीजिये ॥ ५६ ॥ हे जननि ! दानव अपने बलके मदसे गर्वित होकर पृथ्वीमे अनेक प्रकारके उपद्रव कर रहे हैं आपने युगादिसमयमें इसविश्वसंसारको स्वयं उत्पन्न किया है यहजानकर इससमय सब भुवनोंकी रक्षा करना आपका अवश्य कर्त्तव्यहै॥५७॥इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणे पंचमस्कंधे भाषाटीकायां द्वाविंशोऽध्यायः ॥२२॥ व्यासजी बोले हे महाराज । शत्रु—संतापित देवताओंके इसप्रकार स्तव करनेपर देवीने अपने शरीरसे एक परमरूपको उत्पन्न किया ॥ १ ॥ अम्बिका देवी पार्वतीके शरीरकोषसे निकली इसकारण उनका नाम सब लोकोंमें कौशिकी विख्यात हुआ ॥२॥ पार्वतीके शरीरसे कौशिकीके निकलने पर उन पार्वतीका शरीर पारिणामवशसे कृष्णवर्ण होकर कालिका नामसे प्रसिद्ध

सकलभुवनरक्षादेविकार्यात्वयाऽद्यस्वकृतमितिविदित्वाविश्वमेतद्युगादौ ॥ जननिजगतिपीडांदानवादर्पयुक्ताःस्वबलमदसमेतास्तेप्रकुर्वंति मातः ॥ ५७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पञ्चमस्कन्धे द्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥ व्यासउवाच ॥ एवंस्तुतातदादेवीदैवतैःशत्रुतापितैः ॥ स्वशरीरात्परंरूपंप्रादुर्भूतंचकारह ॥ १ ॥ पार्वत्यास्तुशरीराद्वैनिःसृताचांबिकायदा ॥ कौशिकीतिसमस्तेषुततोलोकेषुपठ्यते ॥२॥ निःसृतायांतुतस्यांसापार्वतीतनुव्यत्ययात् ॥ कृष्णरूपाऽथसंजाताकालिकासाप्रकीर्तिता ॥ ३ ॥ मषीवर्णामहाघोरादैत्यानांभयवर्धिनी॥ कालरात्रीतिसाप्रोक्तासर्वकामफलप्रदा ॥ ४ ॥ अंबिकायाःपरंरूपंविरराजमनोहरम् ॥ सर्वभूषणसंयुक्तंलावण्यगुणसंयुतम् ॥ ५ ॥ ततोंबिकातदादेवानित्युवाचहसस्मिता ॥ तिष्ठंतुनिर्भयायूयंहरिष्यामिरिपूनिह ॥ ६ ॥ कार्यंवःसर्वथाकार्यंविहरिष्याम्यहंरणे ॥ निशुंभादीन्वधिष्यामियुष्माकंसुखहेतवे ॥७॥ इत्युक्त्वासातदादेवीसिंहारूढामदोत्कटा ॥ कालिकांपार्श्वतःकृत्वाजगामनगरेरिपोः ॥ ८ ॥

हुई ॥ ३ ॥ उनकी वह भयंकर मूर्ति देखकर दैत्योंको भय बढने लगा, हे राजन् ! यही देवी इस लोकमें सर्व मनोरथपूर्णकारिणी कालरात्रिके नामसे विख्यात हुई ॥ ४ ॥ तब अम्बिकाका संपूर्ण गहनोंसे सुसज्जित वह मनोहर लावण्यमय रूप सुशोभित होने लगा ॥ ५ ॥ फिर अम्बिका देवीने कुछेक हँसकर देवताओंसे कहा तुम निर्भय होकर अवस्थान करो मैं तुम्हारे शत्रुओंका अभी विनाश करूंगी ॥६ ॥ तुम्हारा कार्यसंपादन करना मेरा कर्त्तव्य है अतएव तुम्हारे सुखसाधनके लिये समरांगणमें अवतीर्ण होकर निशुंभ इत्यादि असुरोंका वध करूंगी, इसमें सन्देह नहीं ॥ ७ ॥ देवी भगवतीने यह कह मदके गर्वसे उद्धत हो सिंहकी

पीठपर चढ कालिकाको संगले देवशत्रु शुंभके नगरमें प्रवेश किया ॥ ८ ॥ अम्बिका कालिकाके सहित उस नगरके उपवनमें जाय जगत्को मोहित करनेवाला
कामदेव भी जिसके सुननेसे मोहित हो, ऐसे मनोहर मधुरस्वरसे गान करनेलगी ॥ ९ ॥ अधिक क्या उस मनोहर गानके सुननेसे पशुपक्षी भी मोहित होगये तब
देवता आकाशमंडलमें अतिआनन्दको प्राप्त हुए ॥ १० ॥ इसी अवसरमें शुंभके अनुचर चण्ड मुण्ड नामक दो असुरोंने क्रीडा करते करते इच्छानुसार वहां आनकर
देखा कि ॥ ११ ॥ वह मनोहर रूपवती अम्बिका देवी गान कर रही है और कालिका देवी उनके सन्मुख विराजमान है ॥ १२ ॥ हे नृपसत्तम ! चण्ड मुण्ड भगव
तीका वह अलौकिक रूपलावण्य देख आश्चर्यमे हो तत्काल शुंभके समीप गये ॥ १३ ॥ वह घरमें बैठे दैत्यपतिके निकट जाय, मस्तक झुकाय प्रणामपूर्वक उनसे
मधुर वचनद्वारा कहनेलगे ॥ १४ ॥ हे राजन् ! हिमालयसे अपनी इच्छानुसार एक कामिनी सिंहपर चढकर यहां आई है, उसके सब अंग प्रत्यंग सुलक्षण विरा

सागत्वोपवनेतस्थावंबिकाकालिकान्विता ॥ जगावथकलंतत्रजगन्मोहनमोहनम् ॥ ९ ॥ श्रुत्वातन्मधुरंगानंमोहमीयुःखगामृगाः ॥
मुदंचपरमांप्रापुरमरागगनेस्थिताः ॥ १० ॥ तस्मिन्नवसरेतत्रदानवौशुंभसेवकौ ॥ चंडमुंडाभिधौघोरौरममाणौयदृच्छया ॥ ११ ॥
आगतौददृशातेतुतांतदादिव्यरूपिणीम् ॥ अंबिकांगानसंयुक्तांकालिकांपुरतःस्थिताम् ॥ १२ ॥ दृष्ट्वातांदिव्यरूपांचदानवौविस्मयान्वितौ॥
जग्मतुस्तरसापार्श्वंशुंभस्यनृपसत्तम ॥ १३ ॥ तौगत्वातौसमासीनंदैत्यानामधिपंगृहे ॥ ऊचतुर्मधुरांवाणींप्रणम्यशिरसानृपम् ॥ १४ ॥
राजन्हिमालयात्कामंकामिनीकाममोहिनी ॥ संप्राप्तासिंहमारूढासर्वलक्षणसंयुता ॥ १५ ॥ नेदृशीदेवलोकेऽस्तिनगंधर्वपुरेतथा ॥ नदृष्टा
नश्रुताक्काऽपिपृथिव्यांप्रमदोत्तमा ॥ १६ ॥ गानंचतादृशंराजन्करोतिजनरंजनम् ॥ मृगास्तिष्ठंतितत्पार्श्वेमधुरस्वरमोहिताः ॥ १७ ॥ ज्ञा
यतांकस्यपुत्रीयंकिमर्थमिहचागता ॥ गृह्यतांराजशार्दूलतवयोग्याऽस्तिकामिनी ॥ १८ ॥ ज्ञात्वानयगृहेभार्यांकुरुकल्याणलोचनाम् ॥
निश्चितंनास्तिसंसारेनारीत्वेवंविधाकिल ॥ १९ ॥ देवानांसर्वरत्नानिगृहीतानित्वयानृप ॥ कस्मान्नेमांवरारोहांप्रगृह्णासिनृपोत्तम ॥ २० ॥

जमान हैं, यही क्या ? उसका रूप देखकर रतिपति भी मोहित होते है ॥ १५ ॥ हे महाराज ! ऐसी सुन्दरी स्त्री देवलोक गंधर्वलोक और भूलोकमें भी विद्यमान नहीं
है, ऐसी स्त्री हमने कभी नहीं देखी और कहीं सुनी भी नहीं ॥ १६ ॥ हे महाराज ! वह रमणी ऐसा लोकरंजन मनोहर सगीत गान करती है कि, सब मृग भी उसके
मधुर स्वरसे मोहित होकर उसके पार्श्वमे खडे रहते है ॥ १७ ॥ हे राजेन्द्र ! यह स्त्री आपके ही योग्य है, अतएव वह कामिनी किसकी कन्या है ? और किसलिये यहां
आई है ? प्रथम यह जानकर फिर इसको ग्रहण कीजिये ॥ १८ ॥ आप निश्चय जानिये कि, ऐसी रूपवती नारी संसारमें दूसरी कोई नहीं है. इसकारण आप
उस सुलोचनाको घर लाकर उसका पाणिग्रहण कीजिये ॥ १९ ॥ हे महाराज ! हे नरपाल ! आपने देवताओंके सभी रत्न ग्रहण किये हैं तो फिर किस कारण

यह स्त्रीरत्न ग्रहण नहीं करते ? ॥ २० ॥ हे राजन् ! आपने इन्द्रका परम सुन्दर ऐरावत हाथी, पारिजातवृक्ष, सप्तास्य उच्चैःश्रवा इत्यादि संपूर्ण रत्न बलपूर्वक ग्रहण किये है ॥ २१ ॥ हे नृपवर ! मरालध्वज चिह्नित विधाताका रत्नस्वरूप दिव्यविमान भी आप बलपूर्वक ले आये है ॥ २२ ॥ कुबेरकी पद्मनिधि और जलपति वरुणका शुभ्रछत्र आपने बलात्कारसे ग्रहण किया है ॥२३॥ हे नृपोत्तम ! वरुणके पराजित होनेपर आपके भ्राता निशुम्भने बलपूर्वक उनका पाशास्त्र ले लिया है ॥ २४ ॥ हे महाराज ! समुद्रने डरकर आपको अनेक प्रकारके रत्न और जिसके कमल कभी म्लान नहीं होते, ऐसी कमलमाला देकर सन्मानित किया है ॥ २५ ॥ हे नृपवर ! अधिक और क्या कहूं ? आपने मृत्युको जीतकर उसकी शक्ति और यमको पराजित करके उनका वह दारुण दंडग्रहण किया है

इंद्रस्यैरावतःश्रीमान्पारिजाततरुस्तथा ॥ गृहीतोऽश्वःसप्तमुखस्त्वयानृपबलात्किल ॥२१॥ विमानंवैधसंदिव्यंमरालध्वजसंयुतम् ॥ त्वयाऽऽत्तंरत्नभूतंतद्बलेननृपचाद्भुतम् ॥ २२ ॥ कुबेरस्यनिधिःपद्मस्त्वयाराजन्समाहृतः ॥ छत्रंजलपतेःशुभ्रंगृहीतंतत्त्वयाबलात् ॥ २३ ॥ पाशश्चाऽपिनिशुंभेनभ्रात्रातवनृपोत्तम ॥ गृहीतोस्तिहठात्कामंवरुणस्यजितस्यच ॥ २४ ॥ अम्लानपंकजांतुभ्यंमालांजलनिधिर्ददौ ॥ भयात्तवमहाराजरत्नानिविविधानिच ॥ २५ ॥ मृत्योःशक्तिर्यमस्याऽपिदंडःपरमदारुणः ॥ त्वयाजित्वाहृतःकामंकिमन्यद्वर्ण्यतेनृप ॥ २६ ॥ कामधेनुर्गृहीताऽद्यवर्ततेसागरोद्भवा ॥ मेनकाद्यावशेराजंस्तवतिष्ठंतिचाऽप्सराः ॥ २७ ॥ एवंसर्वाणिरत्नानित्वयाऽऽत्तानिबलादपि ॥ कस्तान्नगृह्णतेकांतारत्नमेषावरांगना ॥ २८ ॥ सर्वाणितेगृहस्थानिरत्नानिविशदान्यथ ॥ अनयासंभविष्यंतिरत्नभूतानिभूपते ॥ २९ ॥ त्रिषुलोकेषुदैत्येंद्रनेदृशीवर्ततेप्रिया ॥ तस्मात्तामानयाऽऽशुत्वंकुरुभार्यांमनोहराम् ॥ ३० ॥ व्यासउवाच ॥ इतिश्रुत्वातयोर्वाक्यंमधुरंमधुराक्षरम् ॥ प्रसन्नवदनःप्राहसुग्रीवंसन्निधौस्थितम् ॥ ३१ ॥

॥ २६ ॥ हे राजन् ! जो कामधेनु समुद्रसे निकली थी, आप उसको ले आये है, वह कामधेनु अब भी आपके पास विद्यमान है, अधिक क्या मेनका इत्यादि अप्सरायें आपके वशीभूत रहती है ॥ २७ ॥ इसप्रकार आपने पराक्रम प्रकाश करके संपूर्ण रत्नग्रहण किये हैं। यह वरांगना भी रमणीरत्न है, अतएव इसको किसलिये ग्रहण नहीं करते ? ॥ २८ ॥ हे भूपते ! आपके घरमें जो सब रत्न है वह इस स्त्री रत्नद्वारा विशद होकर यथार्थरत्नस्वरूपता प्राप्त करेंगे. इसमे संदेह नही ॥ २९ ॥ हे दैत्येन्द्र ! तीनों लोकोंमें ऐसी प्रियतमा ललना दूसरी नहीं है, इसकारण आप शीघ्र उस मनोरमा स्त्रीको लाकर उसका भोग कीजिये ॥ ३० ॥ व्यासजी बोले हे राजन्!

हैं. अतएव जो सामान्यबुद्धि मनुष्य पृथ्वीमे आपकी पूजा नहीं करते. विधाताने उनको निस्सन्देह वञ्चित किया है ॥ ३८ ॥ हे देवि ! हारि लाक्षारसके द्वारा कमलाके चरणकमलोंको स्वयं रञ्जित करते है, त्रिलोचन महादेवजी भी पार्वतीके चरणकमलोको पराग ( रज ) का सेवन करनेमें अत्यन्त उत्सुक हैं, कमला और पार्वती आपकी अंशमात्र है. इस कारण उनकी सेवा करनेसे आपकी सेवा होती है ॥ ३९ ॥ अन्यान्यमनुष्योंकी तो बात दूर रहै, जो सदसद्विचार करके कार्य कर सक्ते हैं. और जिन्होंने विषयानुराग तथा घर छोड़ दिया है. ऐसे मुनिलोग भी आपके अंशरूप क्षमा और दयाकी सेवा करते हैं अतएव आपके चरण कमलोंकी कौन सेवा नहीं करता है ॥ ४० ॥ हे देवि ! जो मनुष्य आपके चरणकमलोंकी सेवामें अनुरक्त नहीं है वे सुखसे वञ्चित होकर संसाररूपी घोर कूपमे

जलधिजापदपंकजरंजनंजतुरसेनकरोतिहरिःस्वयम् ॥ त्रिनयनोऽपिधराधरजांघ्रिपंकजपरागनिषेवणतत्परः ॥३९॥ किमपरस्यनरस्यकथा नकैस्तवपदाब्जयुगंनभजंतिके ॥ विगतरागगृहाश्वदयांक्षमांकृतधियोमुनयोपिभजंतिते ॥ ४० ॥ देवित्वदंघ्रिभजनेनजनारतायेसंसारकूपपतिताःपतिताःकिलामी ॥ तेकुष्ठगुल्मशिरआधियुताभवंतिदारिद्र्यदैन्यसहितारहिताः सुखौघैः ॥ ४१ ॥ येकाष्ठभारवहनेयवसावहारेकार्येभवंतिनिपुणाधनदारहीनाः ॥ जानीमहेऽल्पमतिभिर्भवदंघ्रिसेवापूर्वेभवेजननितैर्नकृताकदाऽपि ॥ ४२ ॥ व्यासउवाच ॥ एवंस्तुतासुरैःसर्वैरंबिकाकरुणान्विता ॥ प्रादुर्बभूवतरसारूपयौवनसंयुता ॥ ४३ ॥ दिव्यांबरधरादेवीदिव्यभूपणभूषिता ॥ दिव्यमाल्यसमायुक्तादिव्यचंदनर्चिता ॥ ४४ ॥ जगन्मोहनलावण्यासर्वलक्षणलक्षिता ॥ अद्वितीयस्वरूपासादेवानांदर्शनंगता ॥४५॥ जाह्नव्यांस्नातुकामासानिर्गतागिरिगह्वरात् ॥ दिव्यरूपधरादेवीविश्वमोहनमोहिनी ॥ ४६ ॥

गिरते हैं, अधिक क्या ? वे पतित मनुष्य कुष्ठ, गुल्म ( उदररोग ) शिरकी पीडासे युक्त हो दीनता और दरिद्रता इत्यादि महाक्लेशको भोगते हैं ॥ ४१ ॥ हे जननि ! जो लोग धन और स्त्रीविहीन होकर काष्ठभारवहन, तृणहरण इत्यादि कार्योंमे निपुणता प्रकाशित करते है, उन अल्पबुद्धि मनुष्योने पूर्वजन्मने कभी आपके पद—पंकजकी सेवा नहीं की यह हम भलीभाँति जानते है ॥ ४२ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! संपूर्ण देवताओके इसप्रकार स्तवन करतेही रूपयौवनसंपन्न अम्बिका देवी करुणाके वश हो तत्काल उस स्थानमें प्रगट हुई ॥ ४३ ॥ वह अलौकिकरूपलावण्यवती सर्वसुलक्षणसंपन्न भगवती दिव्यवस्त्रभूषणमाल्य और चंदनादिसे विभूषित होकर देवताओंकी दृष्टिमे उपस्थित हुई ॥४४॥४५॥ विश्वको मोहित करनेवाला कामदेवभी जिससे मोहित होता है ऐसा मनोहर दिव्य रूप धारण करके देवी गंगा स्नान करनेकी इच्छासे पर्वतकी गुहासे निकलीं ॥ ४६ ॥

अतएव आप एकाग्रचित्तसे संपूर्ण कार्यका संपादन कीजिये ॥ ३० ॥ हे देवि ! आपके गुणोंकी सीमा वा आपके स्वरूपको हम नहीं जानते. हे देवि! विश्व संसारके संपूर्ण लोकही आपकी पूजा करते हैं. आप विपद्के समय रक्षा करनेमें भलीभांति समर्थ हैं. इसकारण हमको कृपापात्र विचारकर इस उपस्थित विपद्से हमारी रक्षा कीजिये ॥ ३१ ॥ आप बाणपात, मुष्टिप्रहार, शूल, खड्ग, शक्ति, दंड, वा अन्यान्यशस्त्रोंका विना प्रहार किये सहजमेंही इच्छानुसार शत्रुका विनाश करसक्ती हैं. किन्तु तोभी विनोद और लोकपालोंका उपकार करनेके लिये अवतीर्ण होकर युद्धादिद्वारा लीला करती हैं ॥ ३२॥ जन्ममरणके परिणामवशसे मूढलोग भी जानते हैं कि, यह जगत नित्य नहीं है. कारणके विना कभी कार्य नहीं होसक्ता यह भी वे जानते हैं. अतएव आपही इस विश्वसंसारका कारण हैं. हमने अनुमान प्रमाण द्वारा यही कल्पना की है ॥ ३३ ॥ ब्रह्मा सृष्टिकर्त्ता, विष्णु पालनकर्त्ता और महादेव संहारकर्त्ता पुराणोंमें प्रसिद्ध हैं. आपने इन तीनोंको युगादिमें उत्पन्न किया है. अतएव

नवातेगुणानामियत्तास्वरूपंवयंदेविजानीमहेविश्ववद्ये ॥ कृपापात्रमित्येवमत्वातथाऽस्मान्भयेभ्यःसदापाहिपातुंसमर्थे ॥३१॥ विनाबाणपातैर्विनामुष्टिघातैर्विनाशूलखड्गैर्विनाशक्तिदंडैः॥ रिपून्हंतुमेवाऽसिशक्ताविनोदात्तथाऽपीहलोकोपकारायलीला॥३२॥इदंशाश्वतंनैवजानंतिमूढा नकार्यंविनाकारणंसंभवेद्वा ॥ वयंतर्कयामोऽनुमानंप्रमाणंत्वमेवाऽसिकर्ताऽस्यविश्वस्यचेति ॥३३॥ अजःसृष्टिकर्तामुकुंदोऽविताऽयंहरोनाशकृद्वैपुराणेप्रसिद्धः ॥ नकिंत्वत्प्रसूतास्त्रयस्तेयुगादौत्वमेवाऽसिसर्वस्यतेनैवमाता ॥ ३४ ॥ त्रिभिस्त्वंपुराराधितादेविदत्तात्वयाशक्तिरुग्राचतेभ्यःसमग्रा ॥ त्वयासंयुतास्तेप्रकुर्वंतिकामंजगत्पालनोत्पत्तिसंहारमेव ॥ ३५ ॥ तेकिंनमंदमतयोयतयोविमूढास्त्वांयेनविश्वजननींसमुपाश्रयंति ॥ विद्यांपरांसकलकामफलप्रदांतांमुक्तिप्रदांविबुधवृंदसुवंदितांघ्रिम् ॥३६॥येवैष्णवाःपाशुपताश्चसौरादंभास्तएवप्रतिभांतिनूनम्॥ध्यायंतिनत्वांकमलांचलज्जांकांतिंस्थितिंकीर्तिमथाऽपिपुष्टिम् ॥ ३७ ॥ हरिहरादिभिरप्यथसेवितात्वमिहदेववरैरसुरैस्तथा ॥ भुविभजंतिनयेऽल्पधियोनराजननितेविधिनाखलुवंचिताः ॥ ३८ ॥

आप सबकी जननी हैं. इसमें सन्देह नहीं ॥ ३४ ॥ हे देवि ! पूर्वमें इन तीन देवताओंने ही आपकी आराधना की, तब आपने प्रसन्न होकर संपूर्ण उत्कृष्ट शक्तियें उनको दीं थीं. आपकी शक्तियोंसे संयुक्त होकरही भलीभाँति जगत्की सृष्टि, पालन और संहार करते है ॥ ३५ ॥ देवतालोग जिनके चरणोंकी वन्दना करते हैं. जिनकी अर्चना करनेसे संपूर्ण अभीष्टफल प्राप्त होता है जो उन मुक्ति देनेवाली विश्वजननी चित्स्वरूपिणीकी अर्चना नहीं करते वे यति होनेपर भी क्या मन्दमति मूढ नहीं हैं ? ॥ ३६ ॥ जो कमला, लज्जा, कान्ति, स्थिति, कीर्ति, पुष्टिस्वरूप आपका ध्यान नहीं करते. वे सब सौर ( सूर्योपासक ) पाशुपत ( पशुपतिनिष्ठ ) और वैष्णव निःसन्देह भेदबुद्धिसे दाम्भिक जान पड़ते हैं॥ ३७॥हे जननि! असुरगण और हरि हर इत्यादि प्रधान प्रधान देवता भी इस लोकमें आपकी सेवा करते

वह भक्तोंको अभय देनेवाली ब्रह्मरूपिणी महामायाको प्रणाम करके परमभक्तिसहित स्तोत्रमन्त्रद्वारा उनका स्तव करनेमें प्रवृत्तहुए ॥२४॥ हे देवि ! आप विश्वेश्वरी
और विश्वजननी है, सुतरां जीवनकीभी ईश्वरीहै आपही सदानन्दस्वरूपिणीहैं. अतएव आप देवताओंकाभी आनन्द बढातीहै इसकारण आपको नमस्कार करते है
आपनेही दानवोंका दलन किया है, आपही मनुष्योंको अभीष्ट प्रदान करती है, आपका स्वरूप भक्तिद्वाराही जाना जाता है, अतएव हे देवि ! हम आपको नम
स्कार करतेहै ॥ २५ ॥ हे सर्वदेवस्वरूपे ! कोई आपके रूपका निश्चय नहीं करसक्ता और आपके नामकीभी कोई संख्या नहीं कर सक्ता प्राणियोके सृजन और
संहारकालमें अधिक क्या सब कार्यमेंही आप सदा शक्तिस्वरूपसे वास करतीहै॥ २६ ॥हे देवि! आपही स्मृति, धृति, बुद्धि, जरा, पुष्टि, तुष्टि, आधाररूपा, कान्ति, शांति,

नमश्चक्रुर्महामायांभक्तानामभयप्रदाम् ॥ तुष्टुवुःस्तोत्रमंत्रैश्चभक्त्यापरमयायुताः ॥२४॥ नमोदेविविश्वेश्वरिप्राणनाथेसदानंदरूपेसुरानंददेते॥
नमोदानवांतप्रदेमानवानामनेकार्थदेभक्तिगम्यस्वरूपे ॥ २५ ॥ नतेनामसंख्यांनतेरूपमीदृक्तथाकोऽपिवेदादिदेवादिरूपे ॥ त्वमेवाऽसिसर्वे
षुशक्तिस्वरूपाप्रजासृष्टिसंहारकालेसदैव ॥ २६ ॥ स्मृतिस्त्वंधृतिस्त्वंत्वमेवाऽसिबुद्धिर्जरापुष्टितुष्टीधृतिःकांतिशांती ॥ सुविद्यासुलक्ष्मीर्ग
तिःकीर्तिमेधेत्वमेवाऽसिविश्वस्यबीजंपुराणम् ॥ २७ ॥ यदायैःस्वरूपैःकरोषीहकार्यंसुराणांचतेभ्योनमामोऽद्यशांत्यै ॥ क्षमायोगनिद्रादं
यात्वंविवक्षास्थितासर्वभूतेषुशस्तैःस्वरूपैः ॥ २८ ॥ कृतंकार्यमादौत्वयायत्सुराणांहतोऽसौमहारिर्मदांधोहयारिः ॥ दयातेसदासर्वदेवेषुदेवि
प्रसिद्धापुराणेषुवेदेषुगीता ॥ २९ ॥ किमत्राऽस्तिचित्रंयदंबासुतंस्वंमुदापालयेत्पोषयेत्सम्यगेव ॥ यतस्त्वंजनित्रीसुराणांसहायाकुरुष्वैकचित्ते
नकार्यंसमग्रम् ॥ ३० ॥

सुविया, सुलक्ष्मी, गति, कीर्ति और मेधा है आपही विश्वकी अव्यक्तबीजस्वरूपहैं ॥ २७ ॥ आप जिस समय जिन रूपोंसे इस लोकमें देवताओंका कार्यसम्पादन
करती है, हम इस समय शान्तिकी कामनासे उन उन रूपोको नमस्कार करते हैं। आपही क्षमा, आपही योगनिद्रा आपही दया आपही विवक्षा इन सब रूपोंसे
सब जीवोंमें वास करती है ॥ २८ ॥ हे देवि ! आपनेही मदान्ध महाशत्रु महिषासुरको मारकर पहिलेही देवताओका कार्यसंपादन किया है. अतएव हे देवि !
आपकी दया सब देवताओमें सदा प्रसिद्ध है. अधिक क्या आपकी वह दया पुराण और वेदमे भी वर्णितहुई है ॥ २९ ॥ आपही देवताओंको उत्पन्न करनेवाली
हैं, इसकारण यदि माता अपने पुत्रोका आनन्दसहित सदा पालन और पोषण करैं इसमें फिर विचित्रता क्या है? विशेष करके आप देवताओंको सहायकारिणी हैं

अतएव अपनी बुद्धिके अनुसार विचार करके भलीभाँति उपाय करना चाहिये. हे देवताओ ! मैं वारंवार विशेष विचारपूर्वक तुमसे कहताहूं सुनो ॥ १४ ॥ पूर्वकालमें भगवतीने प्रसन्न होकर महिषासुरका वध किया था. तिसकाल जब तुमने देवीका स्तव किया तब उन्होंने प्रसन्न होकर वर दिया था ॥ १५ ॥ कि तुम्हारे स्मरण करतेही मै सर्वकाल तुम्हारी आपदा नष्ट करूंगी । हे देवताओ । जिस जिस समय तुमको दैवजनित कोई विपद उपस्थित हो ॥ १६ ॥ तब तुम अवश्यही मेरा स्मरण करना तो मैं तुम्हारा परमविपत्सागरसे उद्धार करूंगी ॥ १७ ॥ इसकारण तुम परमपवित्र, अतिमनोहर हिमालयपर्वतमें जाकर प्रीति सहित परमाराध्य चण्डिका देवीकी उपासना करो ॥ १८॥ तुम मायाबीजके विधानको जानकर उसके पुरश्चरणमें प्रवृत्त होओ मैं योगबलसे जानताहूं कि, वह तुम्हारे प्रति प्रसन्न होंगी ॥ १९॥

उपायःसर्वथाकार्योविचार्यस्वधियापुनः॥तस्माद्ब्रवीमिवःसर्वान्संविचार्यपुनःपुनः ॥१४॥ पुराभगवतीतुष्टाजघानमहिषासुरम् ॥ युष्माभिस्तु स्तुतादेवीवरदानंददावथ ।१५। आपदंनाशयिष्यामिसंस्मृतावःसदैवहि॥यदायदावोदेवेशाआपदोदैवसंभवाः॥१६॥प्रभवंतितदाकामंस्मर्तव्या हंसुरैःसदा॥स्मृताहंनाशयिष्यामियुष्माकंपरमापदः॥१७॥तस्माद्धिमाचलेगत्वापर्वतेसुमनोहरे॥आराधनंचंडिकायाःकुरुध्वंप्रेमपूर्वकम्॥१८॥ मायाबीजविधानज्ञास्तत्पुरश्चरणेरताः॥जानाम्यहंयोगबलात्प्रसन्नासाभविष्यति ॥१९॥ दुःखस्यांतोऽद्ययुष्माकंदृश्यतेनाऽत्रसंशयः ॥ तस्मि न्छैलेसदादेवीतिष्ठतीतिमयाश्रुतम् ॥२०॥स्तुतासंपूजितासद्योवांछितार्थान्प्रदास्यति॥निश्चयंपरमंकृत्वागच्छध्वंवैहिमालयम् ॥ २१ ॥ सुराः सर्वाणिकार्याणिसावःकामंविधास्यति ॥व्यासउवाच॥इतितस्यवचःश्रुत्वादेवास्तेप्रययुर्गिरिम्॥२२॥ हिमालयंमहाराजदेवीध्यानपरायणाः॥ मायाबीजंहृदानित्यंजपंतःसर्वएवहि ॥ २३ ॥

मुझको बोध होता है कि, अभी तुम्हारी विपदका अंत होगा. इसमें अणमात्र भी संदेह नहीं है मैंने सुना है कि, उस हिमाचलमें देवी सदा वास करतीहै ॥ २० ॥ उनकी पूजा और स्तुति करनेसे वह तुमको अवश्य अभिलषित वर देंगी. अतएव तुम सब स्थिरनिश्चय होकर उस हिमालयमें जाओ ॥ २१ ॥ हे देवताओ ! वे तुम्हारे अवश्य सब कार्यका सम्पादन करके उपस्थित विपद्को दूर करेंगी. व्यासजी बोले हे महाराज । उनके यह वचन सुन सब देवता हिमालय पर्वतमें गये ॥ २२ ॥ और वे सब भगवतीकी आराधनामें निमग्न होकर भक्तिसहित निरन्तर हृदयमें मायाबीजका जप करने लगे ॥ २३ ॥

अतएव इससमय हमको क्या करनाचाहिये ? हेमहाराज ! उपस्थित महादुःखनिवारणका यदि कोई उपाय हो तो आप उसको कहिये ॥ ३ ॥ हजारों वेदमंत्र है किन्तु वे सब यथाविधि अनुष्ठानसापेक्ष है, यदि वे सूत्रद्वारा भलीभाँति लक्षित हों तो वांछित फलप्रदान करते है इसमें सन्देह नहीं ॥ ४ ॥ हे मुनिवर ! संपूर्ण मनोवांछित प्रदान करे, ऐसे अनेक यज्ञोंका विषय वेदमे कहा है. आप निःसन्देह वह सब कार्य जानते है, अतएव उन सब यज्ञोंका अनुष्ठान कीजिये ॥ ५ ॥ वेदमें शत्रुविनाशके लिये जिसप्रकारकी विधि निर्दिष्ट हुई है, आप उसी विधिके अनुसार कार्य कीजिये. हे आंगिरस ! जिससे शीघ्र हमारा क्लेश नष्ट हो ॥ ६ ॥ आप दानवोंको मारनेके लिये ज्ञानानुसार वैसेही अभिचार क्रियाका अनुष्ठान कीजिये जिससे दुःखका नाश हो ॥ ७ ॥ बृहस्पतिजी बोले हे सुराधिप ! वेदोक्त समस्त मंत्र दैवके अधीन होकरही फलप्रदान करते है कुछ वह स्वाभाविक फलप्रद नहीं है, केवल नियममें बाध्यहोनेके कारणही फल देते है ॥ ८ ॥ तुम्हीं सब

उपचारपरानूनंवेदमंत्राःसहस्रशः ॥ वांछितार्थकरानूनंसूत्रैःसंलक्षिताःकिल ॥ ४ ॥ इष्टयोविविधाःप्रोक्ताःसर्वकामफलप्रदाः ॥ ताःकुरुष्वमुने नूनंत्वजानासिचतत्क्रियाः॥५॥ विधिःशत्रुविनाशाययथोद्दिष्टःसदागमे ॥ तंकुरुष्वाऽद्यविधिवद्यथानोदुःखसंक्षयः॥६॥ भवेदांगिरसाऽद्यैवत थात्वंकर्तुमर्हसि ॥ दानवानांविनाशायअभिचारंयथामति ॥७॥ बृहस्पतिरुवाच ॥ सर्वेमंत्राश्चवेदोक्तादैवाधीनफलाश्चते ॥ नस्वतंत्राःसुराधी शतैकांतफलप्रदाः ॥८॥ मंत्राणांदेवतायूयंतेतुदुःखैकभाजनम् ॥ जाताःस्मकालयोगेनकिंकरोमिप्रसाधनम् ॥ ९ ॥ इंद्राग्निवरुणादीनांयज नंयज्ञकर्मसु ॥ तेयूयंविपदंप्राप्ताःकरिष्यतिकिमिष्टयः ॥१०॥ अवश्यंभाविभावानांप्रतीकारोनविद्यते ॥ उपायस्त्वथकर्तव्यइतिशिष्टानुशास नम् ॥ ११ ॥ दैवंहिबलवत्केचित्प्रवदंतिमनीषिणः ॥ उपायवादिनोदैवंप्रवदंतिनिरर्थकम् ॥१२॥ दैवंचैवाप्युपायश्चद्वावेवाभिमतौनृणाम् ॥ केवलंदैवमाश्रित्यनस्थातव्यंकदाचन ॥ १३ ॥

मंत्रोंकी अधिष्ठात्री देवता हो, किन्तु कालके वशीभूत होकर इस समय तुम्हीं एकमात्र दुःखके भाजन हुए हो. अतएव मैं इसमें क्या उपाय करूं ? ॥ ९ ॥ देखो यज्ञकार्यमें इन्द्र, अग्नि और वरुण इत्यादि देवताओंका यजन होता है, किन्तु तुम्हीं सब महाविपद्में पड़े हो सुतरां फिर सब यज्ञ क्या करेगे ? ॥ १० ॥ अतएव जिन सब कार्योंमें अवश्यंभावित्व विद्यमानहैं, उनका प्रतीकार नहीं है. किन्तु शिष्टपुरुषोंने अनुशासन किया है कि, ऐसे स्थलमें उपायका अवलम्बन करना चाहिये ॥ ११ ॥ कोई कोई पण्डित कहते हैं कि. दैवही बलवान् है, किन्तु उपायवादी लोग कहते हैं कि, दैव अनर्थक है, उपाय वा पुरुषार्थसेही सब कार्य सिद्ध होसक्ते है॥ १२॥ किन्तु हे सुरराज ! जीवोंको दैव और उपाय, इन दोनोका अवलम्बन करना चाहिये. केवल दैवको आश्रय करके रहना कभी उचित नहीं है १३॥

मुनिवर भृगुने शुभदिन और शुभनक्षत्रमे स्वर्णमय सुन्दर मनोहर सिंहासन निर्माण कराकर राज्यकेलिये प्रदानकिया ॥ ३० ॥ शुम्भके ज्येष्ठ होनेसे उसकोही राज्या
सन प्रदान किया तब असुरवर शुम्भकी सेवा करनेको प्रधान बलशाली असुर शीघ्र उसके निकट उपस्थितहुए ॥ ३१ ॥ बलदर्पित महावीर चण्ड मुण्ड नामक दोनों
भाई रथ अश्व और गजसमाकुल सैन्यसे परिवृत होकर उसके समीप आये ॥ ३२ ॥ इसीप्रकार प्रचण्ड पराक्रमशाली धूम्रलोचन नामक असुर शुम्भका राजा होना
सुन अपनी सेनासहित उसके समीप आया ॥ ३३ ॥ इसी समय वरप्राप्तिके कारण अत्यन्त बलशाली महावीर रक्तबीजनामक असुरभी दो अक्षौहिणी सेना संग
लेकर उसके संग मिलित हुआ ॥ ३४ ॥ हे राजन्! इस रक्तबीजकी दुर्जयताका एक प्रधान कारण था वह सुनो ! इस असुरके शस्त्रद्वारा आहत होनेपर

शुभेदिनेसुनक्षत्रेजातरूपमयंशुभम् ॥ कृत्वासिंहासनंदिव्यंराज्यार्थंप्रददौमुनिः॥३०॥शुंभायज्येष्ठभूतायददौराज्यासनंशुभम् ॥ सेवनार्थंतदै
वाशुसंप्राप्तादानवोत्तमाः ॥३१॥ चंडमुण्डौमहावीरौभ्रातरौबलदर्पितौ ॥ संप्राप्तौसैन्यसंयुक्तौरथवाजिगजान्वितौ ॥ ३२ ॥ धूम्रलोचननामा
चतद्वपश्चंडविक्रमः ॥ शुंभंचभूपतिंश्रुत्वातदाऽगाद्बलसंयुतः ॥ ३३ ॥ रक्तबीजस्तथाशूरोवरदानबलाधिकः ॥ अक्षौहिणीभ्यांसंयुक्तस्तत्रैवाग
त्यसंगतः ॥३४॥ तस्यैकंकारणंराजन्संग्रामेयुध्यतःसदा॥ देहाद्रुधिरसंपातस्तस्यशस्त्राहतस्यच ॥३५॥ जायतेचयदाभूमावुत्पद्यंतेह्यनेकशः॥
तादृशाःपुरुषाःक्रूराबहवःशस्त्रपाणयः ॥ ३६ ॥ संभवंतितदाकारास्तद्रूपास्तत्पराक्रमाः ॥ युद्धंपुनस्तेकुर्वंतिपुरुषारक्तसंभवाः ॥ ३७ ॥ अतः
सोऽपिमहावीर्यःसंग्रामेऽतीवदुर्जयः ॥ अवध्यःसर्वभूतानांरक्तबीजोमहासुरः॥३८॥ अन्येचबहवःशूराश्चतुरंगसमन्विताः ॥ शुंभंचनृपतिंमत्वा
बभूवुस्तस्यसेवकाः॥३९॥असंख्यातातदाजातासेनाशुंभनिशुंभयोः ॥ पृथिव्याःसकलंराज्यंगृहीतंबलवत्तया॥४०॥सेनायोगंतदाकृत्वानिशुं
भःपरवीरहा॥जगामतरसास्वर्गेशचीपतिजयायच॥४१॥चकाराऽसौमहायुद्धंलोकपालैःसमंततः ॥ वृत्रहावज्रपातेनताडयामासवक्षसि॥४२॥

इसके शरीरसे पृथ्वीमें जब रुधिरकी बूँद गिरती ॥ ३५ ॥ उसी समय उसकी समान क्रूरस्वभाव शस्त्रपाणि, असंख्य असुर उत्पन्न होते ॥ ३६ ॥ वे रुधिरसे
उत्पन्न हुए असुरगण उसीकी समान आकृतिसंपन्न और पराक्रमशाली होते और उत्पन्न होतेही फिर युद्ध करते ॥ ३७ ॥ इसकारणही वह महावीर्य महासुर रक्त
बीज संग्राममें नितान्त अजेय और सब प्राणियोसे अवध्य हुआ ॥ ३८ ॥ अन्यान्य असुरभी तिस समय शुम्भको नृपति जानकर चतुरंग सेना सहित वहां आन
कर उसके भृत्य हुए ॥ ३९ ॥ तब शुम्भ और निशुम्भकी सेना अगणित होगई. अतएव पृथ्वीमे जितने राजा थे उन्होंने बलपूर्वक सबको ग्रहणकिया ॥ ४० ॥
इसी समय शत्रुहन्ता निशुभ शचीपतिका पराजय करनेकी इच्छासे बहुतसी सेनाको संग ले सहसा स्वर्गमे गया ॥ ४१ ॥ निशुंभ लोकपालोंके सहित चारो

रक्षामे तत्पर हुए. हे राजन् ! इस समय राजा अनेक प्रकारके अस्त्रशस्त्रोंमें रत होकर भी सभी शान्तिपरायण हुए ॥ २७ ॥ इसीप्रकार फिर जीवोंका परस्पर विरोध न हुआ, आकर ( खाने ) मनुष्योंको बहुत धन देने लगीं. गाय चरानेके सब स्थान गायोंके यूथोंसे पूर्ण होगये ॥ २८ ॥ हे नृपसत्तम ! इस समय धरातलस्थ ब्राह्मण, क्षत्रिय वैश्य और शूद्र सभी देवीके प्रति भक्तिपरायण हुए ॥ २९ ॥ ब्राह्मण और क्षत्रिय इतने अधिक यज्ञ करने लगे कि, जिनसे पृथ्वीके सब स्थानोंमें ही मनोहर यज्ञयूप और यज्ञमण्डप विराजमान होने लगे ॥ ३० ॥ सब स्त्रियें सुशील और सत्यपरायण होकर पतिव्रताधर्मका अनुष्ठान करने लगीं. पुत्र धर्मनिष्ठ होकर पिताके प्रति भक्तिपरायण हुए॥ ३१ ॥ पृथ्वीके सब स्थानोंसे ही नास्तिकता वा अधर्मका अनुष्ठान एकवारही दूर होगया. शुद्ध तर्क वितर्करहित होकर केवल वेदानुयायी शास्त्रका वादानुवाद होने लगा ॥ ३२ ॥ किसी पुरुषको किसीके संग कलहमति न रही. दीनता वा अशुभकार्यमें मति न रहनेसे संपूर्ण लोग सर्वत्र

अविरोधस्तुभूतानांसर्वेषांसंबभूवह ॥ आकराधनदातॄणांव्रजागोयूथसंयुताः ॥ २८ ॥ ब्राह्मणाःक्षत्रियावैश्याःशूद्राश्चनृपसत्तम ॥ देवीभक्तिपराःसर्वेसंबभूवुर्धरातले ॥ २९ ॥ सर्वत्रयज्ञयूपाश्चमंडपाश्चमनोहराः ॥ मखैःपूर्णाधराश्चासन्ब्राह्मणैःक्षत्रियैःकृतैः ॥ ३० ॥ पतिव्रतधरानार्यःसुशीलाःसत्यसंयुताः ॥ पितृभक्तिपराःपुत्राआसन्धर्मपरायणाः ॥ ३१ ॥ नपाखंडनचाऽधर्मःकुत्राऽपिपृथिवीतले ॥ वेदवादाःशास्त्रवादानान्येवादास्तथाऽभवन् ॥ ३२ ॥ कलहोनैवकेषांचिन्नदैन्यंनाऽशुभामतिः ॥ सर्वत्रसुखिनोलोकाःकालेचमरणंतथा ॥ ३३ ॥ सुहृदांनवियोगश्चनापदश्चकदाचन ॥ नाऽनावृष्टिर्नदुर्भिक्षंनमारीदुःखदानृणाम् ॥ ३४ ॥ नरोगोनचमात्सर्यंनविरोधःपरस्परम् ॥ सर्वत्रसुखसंपन्नानरानार्यःसुखान्विताः ॥ ३५ ॥ क्रीडंतिमानवाःसर्वेस्वर्गेदेवगणाइव ॥ नचोरानैवपाखंडावंचकादंभकास्तथा ॥ ३६ ॥ पिशुनालंपटाःस्तब्धानबभूवुस्तदानृप॥नवेदद्वेषिणःपापामानवाःपृथिवीपते ॥३७॥सर्वधर्मरतानित्यंद्विजसेवापरायणाः॥त्रिधात्वात्सृष्टिधर्मस्यत्रिविधाब्राह्मणास्ततः॥३८॥

सुखपूर्वक वास करने लगे. तिसकाल अकालमृत्यु न होनेसे ॥ ३३ ॥ कभी किसीको सुहृद्गणोंसे वियोग और आपदा उपस्थित न हुई. अनावृष्टि, दुर्भिक्ष वा मनुष्योंको क्लेशदायक मारीभय न रहा ॥ ३४ ॥ अधिक क्या किसी जीवके रोगपर्यन्त भी दिखाई नहीं देता था. परस्पर विरोध वा मात्सर्यभाव दूर हुआ नर नारी परस्पर सुखपूर्वक स्थित थे ॥ ३५ ॥ हे राजन् ! स्वर्गस्थ देवताओंकी समान नर, नारी परमसुखपूर्वक क्रीडा करने लगे अधिक क्या उस समय चोर, पाखंड, वंचक, दाम्भिक ॥ ३६ ॥ खल, लम्पट, चुगल, जड, वेदविद्वेषी, पापपरायण मनुष्य कोई नहीं था ॥ ३७ ॥ हे पृथ्वीपते ! उसकाल सब मनुष्यही धर्ममे अतिअनुरक्त होकर सदा ब्राह्मणोकी सेवामे तत्पर रहे, सृष्टिधर्मके त्रिविध होनेसे सब ब्राह्मण भी तीन प्रकारके हैं ॥ ३८ ॥

वर्णन किया है. यह द्वीप देवीभगवतीका क्रीडास्थान और परमप्रिय है ॥ १६ ॥ इस स्थानमें ही ब्रह्मा, विष्णु और महादेव स्त्रीभावको प्राप्त होते हैं. फिर पुरुषत्व लाभ करके अपने अपने कार्यमे नियुक्त होते हैं ॥ १७ ॥ यह स्थान परमशोभायमान और सुधासिंधुके मध्यदेशमें स्थित है. अम्बिका देवी अनेकप्रकारके रूप धारण करके सदा उस स्थानमें विहार करती हैं ॥ १८ ॥ परब्रह्मस्वरूपिणी सनातनी भगवती भुवनेश्वरी जिस स्थानमें सदा क्रीडा करतीं है. देवताओंके पूजा और स्तव करनेपर तदंशसंभूत यह शिवा देवी भी उसी मणिद्वीपमें जाती है ॥ १९ ॥ उन सर्वेश्वरी देवीके अन्तर्धान होनेपर देवतालोगोंने सर्वलक्षणसम्पन्न सूर्य वंशीय बली ॥ २० ॥ अयोध्यापति महाबल वीरप्रवर शत्रुघ्ननामक नरपतिको महिषासुरके सिंहासनपर बैठाकर साम्राज्यका अधीश्वर किया ॥ २१ ॥ इन्द्र

यत्रब्रह्माहरिःस्थाणुःस्त्रीभावंतेप्रपेदिरे॥पुरुषत्वंपुनःप्राप्यस्वानिकार्याणिचक्रिरे॥१७॥यःसुधासिंधुमध्येऽस्तिद्वीपःपरमशोभनः ॥ नानारूपैः
सदातत्रविहारंकुरुतेंबिका॥१८॥ स्तुतासंपूजितादेवैःसातत्रैवगताशिवा ॥ यत्रसंक्रीडतेनित्यंमायाशक्तिःसनातनी ॥१९॥ देवास्तांनिर्गतांवी
क्ष्यदेवींसर्वेश्वरींतथा ॥ रविवंशोद्भवंचक्रुर्भूमिपालंमहाबलम् ॥२०॥ अयोध्याऽधिपतिंवीरंशत्रुघ्नंनामपार्थिवम् ॥ सर्वलक्षणसंपन्नंमहिषस्या
ऽसनेशुभे ॥२१॥ दत्त्वाराज्यंतदातस्मैदेवाइंद्रपुरोगमाः ॥ स्वकीयैर्वाहनैःसर्वेजग्मुःस्वान्यालयानिते ॥२२॥ गतेषुतेषुदेवेषुपृथिव्यांपृथिवीप
ते ॥ धर्मराज्यंबभूवाऽथप्रजाश्चसुखितास्तथा॥२३॥ पर्जन्यःकालवर्षीचधराधान्यगुणाऽऽवृता ॥ पादपाःफलपुष्पाढ्याबभूवुःसुखदाःसदा ॥
॥२४॥ गावश्चक्षीरसंपन्नाघटोध्न्यःकामदानृणाम् ॥ नद्यःसुमार्गगाःस्वच्छाःशीतोदाःखगसंयुताः ॥ २५ ॥ ब्राह्मणावेदतत्त्वाश्चयज्ञकर्मरतास्त
था॥ क्षत्त्रियाधर्मसंयुक्तादानाऽध्ययनतत्पराः ॥२६॥ शस्त्रविद्यारतानित्यंप्रजारक्षणतत्पराः ॥ न्यायदंडधराःसर्वेराजानःशमसंयुताः॥२७॥

इत्यादि देवता उनको राज्य दे अपने अपने वाहनपर चढ स्वस्वस्थानको चले गये॥२२॥हे महाराज । देवताओंके चले जानेपर पृथ्वीमें धर्मानुसार राज्यपालन होने लगा. इसकारण प्रजा सुख व स्वच्छन्दतासे समय व्यतीत करने लगी ॥ २३ ॥ उस समय मेघके यथासमयमे वर्षा करनेपर धरामंडल धनधान्यसे परिपूर्ण होगया और वृक्ष सब फलपुष्पसे पारिपूर्ण होकर सदा सबके सुखदायक हुए ॥ २४ ॥ घटकी समान ऐनवाली गाये ऐसी दुग्धवती हुई कि, मनुष्य इच्छानुसार दुहने लगे नदिये स्वच्छ और शीतल जलसे पूर्ण होकर सुमार्गमे वहने लगीं और उनके चारोओर खग आदि स्थिति करने लगे ॥ २५ ॥ ब्राह्मणलोग वेदत त्वपरायण होकर यज्ञकार्यमे निरत हुए और क्षत्रिय अपने धर्ममें तत्पर होकर दान और अध्ययनमे प्रवृत्त हुए ॥ २६ ॥ राजा न्याय दंडधारण करके प्रजाकी

अन्यान्य सामान्य पुरुषोंको जो उसका पान करना कर्त्तव्य है,इसमें फिर सन्देह क्या है?॥ ६॥ हे मुनिवर ! भोगी राजा और दुःखी दारिद्रोंको देखकर इसप्रकार अनुमान करना चाहिये कि,जिन्होने पूर्वजन्ममे सुन्दर कुन्दपुष्प चम्पकपुष्प और बिल्वदलद्वारा भवानीकी अर्चना की है वही भूलोकमें राजा होकर भोग सुख अनुभव करते है ॥७॥ और जिसने भारतभूमिभागमें दुष्प्राप्य मनुष्यदेह धारण करके भक्तिहीनताके कारण उनकी पूजा नहीं की वही रोगी, धन, धान्य और सम्पत्ति लाभसे वञ्चित तथा सन्तानहीन होते हैं,इसमे सन्देह नहीं ॥८॥ अधिक क्या?वे केवलभारवाही आज्ञाकारी दास होकर दिन रात भ्रमण करते हैं, किन्तु दिनरात स्वार्थको खोजकर भी उदर पूर्त्तिमात्र द्रव्यलाभमें समर्थ नहीं होते॥९॥अंधे,गूँगे,वहरे,खंज और कुष्ठरोगी इत्यादि जो भूलोकमें दुःख भोगते है, उनको देखकर पण्डितलोग अनुमान करैं कि इन्होंने कभी भवानीकी अराधना नहीं की॥१०॥ जो समृद्धिशाली और अनेक अनुचारोसे भलीभांति सेवित होकर राजयोग्य भोग भोगते हैं जो

यैःपूजितापूर्वभवेभवानीसत्कुंदपुष्पैरथचंपकैश्च ॥ बैल्वैर्दलैस्तेभुविभोगयुक्तानृपाभवंतीत्यनुमेयमेवम् ॥ ७ ॥ येभक्तिहीनाःसमवाप्यदेहंतं मानुषंभारतभूमिभागे ॥ यैर्नार्चितातेधनधान्यहीनारोगान्विताःसंततिवर्जिताश्च ॥ ८ ॥ भ्रमंतिनित्यंकिलदासभूताआज्ञाकराःकेवलभार वाहाः ॥ दिवानिशंस्वार्थपराःकदाऽपिनैवाप्नुवंत्यौदरपूर्तिमात्रम् ॥ ९ ॥ अंधाश्चमूकाबधिराश्चखंजाःकुष्ठान्वितायेभुविदुःखभाजः ॥ तत्रा नुमानंकविभिर्विधेयंनाराधितातैःसततंभवानी ॥ १० ॥ येराजभोगान्वितऋद्धिपूर्णाःसंसेव्यमानाबहुभिर्मनुष्यैः ॥ दृश्यंतियेवाविभवैःसमे तास्तैःपूजितांबेत्यनुमेयमेव ॥ ११ ॥ तस्मात्सत्यवतीसूनोदेव्याश्चरितमुत्तमम् ॥ कथयस्वकृपांकृत्वादयावानसिसांप्रतम् ॥ १२ ॥ हत्वा तंमहिषंपापंस्तुतासंपूजितासुरैः ॥ क्वगतासामहालक्ष्मीःसर्वतेजःसमुद्भवा ॥ १३ ॥ कथितंतेमहाभागगतांतर्धानमाशुसा ॥ स्वर्गेवामृत्युलो केवासंस्थिताभुवनेश्वरी ॥ १४ ॥ लयंगतावातत्रैववैकुंठेवासमाश्रिता ॥ अथवाहेमशैलेसातत्त्वतोमेवदाऽधुना ॥ १५ ॥ व्यासउवाच ॥ पूर्वमयातेकथितंमणिद्वीपंमनोहरम् ॥ क्रीडास्थानंसदादेव्यावल्लभंपरमंस्मृतम् ॥ १६ ॥

धनवान् दिखाई देते है उन्होने निःसंदेह जगदम्बिकाके चरणकमलोंकी पूजा की थी यह अनुमान करना चाहिये ॥११॥ अतएव हे सत्यवतीतनय ! आप दयालु है इसकारण अब कृपाकरके मेरे निकट देवीकी अनुत्तम चारित्रगाथा वर्णन कीजिये ॥१२॥ हे मुनिवर ! सब देवताओंके तेजःपुंजसे उत्पन्न वह महालक्ष्मी पापिष्ठ महिषासुरको मारकर तथा देवताओंसे पूजित और संस्तुत होकर कहाँ गई॥१३॥हे महाभाग!आपने कहा है कि,वह अन्तर्धान होगई अब मैं जानना चाहता हूं कि वह भुवनेश्वरी अन्तर्धान होकर स्वर्गलोकमें वा मृत्युलोकमे अवस्थिति करतीहैं ॥१४॥ वहउसी स्थानमे लीनहोगई या उन्होने वैकुण्ठका आश्रय किया वा सुमेरुपर्वतमें चली गई?हे मुनिवर!आप यह सब विवरण यथार्थरूपसे मेरे निकट वर्णन कीजिये॥१५॥व्यासजी बोले हे महाराज!मैने पहिलेही आपके निकट मनोहर मणिद्वीपका विषय

वा दुःखके समय हो,आपही हमारी रक्षा करनेवाली हे,अतएव आपकी उत्तमोत्तम अम्बाने हमारी रक्षा कीजिये॥ ४२॥हे देवि ! तुम्हारी चरणरेणुके विना हमारी रक्षाका दूसरा कोई उपाय नहीं है.श्रीव्यासजी बोले हे जनमेजय ! जब देवता इसप्रकार भगवतीका स्तव करचुकेतब देवी भगवती उसी स्थानमें अन्तर्धान होगई ॥ ४३ ॥ देवता देवीका अन्तर्धान होना देखकर बहुत अचंभेमें हुए ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कन्धे भाषाटीकायामेकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥

जनमेजय बोले हे ऋषिवर ! भगवतीके इस परमपवित्र जगतके हितकर अद्भुत चारित्रका विषय तो मैंने जाना, किन्तु आपके मुखकमलसे निकला कथामृत श्रवण कर इस समय भी मै तृप्त नहीं हुआ ॥ १ ॥ हे मुनिवर ! भवानीके अन्तर्धान होनेपर उन प्रधान प्रधान देवताओंने तिनकाल क्या किया ? यह आप कहिये. हे भगवन् ! जिन जीवोंके पुण्यका बल अतिथोड़ा है वे कभी देवीके इस परमपवित्र चारित्रको नहीं जान सक्ते ॥ २ ॥ हे मुने ! अल्पभाग्य

अन्यथाशरणंनास्तित्वत्पदांबुजरेणुतः ॥ व्यासउवाच ॥ एवंस्तुतासुरैर्देवीतत्रैवांतरधीयत ॥ ४३ ॥ विस्मयंपरमंजग्मुर्देवास्तांवीक्ष्यनिर्गताम् ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेपंचमस्कंधेएकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ जनमेजयउवाच ॥ अथाऽद्भुतंवीक्ष्यमुनेप्रभावंदेव्याजगच्छांतिकरंवरंच ॥ नतृप्तिरस्तिद्विजवर्यशृण्वतःकथाऽमृतंतेमुखपद्मजातम् ॥ १ ॥ अंतर्हितायांननदाभवान्यांनकुश्चक्रिदेवपुरोगमास्ते ॥ देव्याश्चरित्रंपरमंपवित्रंदुराऽऽपमेवाल्पपुण्यैर्नराणाम् ॥ २ ॥ कस्तृप्तिमाप्नोतिकथाऽमृतेनभिन्नोऽल्पभाग्यात्पटुकर्णरंध्रः ॥ पीतेनयेनाऽमरतांप्रयातिविक्तान्नरान्येनपिबंतिसादरम् ॥ ३ ॥ लीलाचरित्रंजगदंबिकायारक्षान्वितंदक्षमहामुनीनाम् ॥ संसारवार्धेस्तरणंनराणांकथंकृतज्ञाहिपरित्यजेयुः ॥ ४ ॥ मुक्ताश्चयेचैवमुमुक्षवश्चसंसारिणोरोगयुताश्चकेचित् ॥ तेषांसदाश्रोत्रपुटैश्चपेयंमवार्थदंवेदविदोवदंति ॥ ५ ॥ तथाविशेषेणमुनेनृपाणांधर्मार्थकामेषुसदारतानाम् ॥ मुक्ताश्चयस्मात्खलुतत्पिबंतिकथंनपेयंतैर्मनुजैश्चतेभ्यः ॥ ६ ॥

मनुष्यकी बात तो दूर रहै जिसके कर्णविवर कथामृत सुननेमें निपुण हैं वे महात्माभी क्या देवीके चारितामृत पीनेसे तृप्त होसक्ते हैं! जिस वचनामृतके पान करनेसे मनुष्य अमरत्वको प्राप्त होता है वह सर्वसार वाक्यामृत जो नहीं पीते उनको धिक्कार है ॥ ३ ॥ जगदम्बिकाके लीलाचारित्र देवता और महामुनियोंकी रक्षा करने वाले व मनुष्यादिको संसारसमुद्रको नौकास्वरूप हे अतएव कृतज्ञ पुरुष उनको किसप्रकार छोड़सक्ते हैं॥ ४ ॥ वेदके जाननेवाले पण्डित कहते हैं कि देवीके चारित्र सब अभिलषित प्रदान करनेमें समर्थ हे अतएव क्यामुक्त,क्यामुमुक्षु,क्या संसारी,क्या रोगी सबकोही श्रवणपुटद्वारा सदा उनको पान करना चाहिये॥ ५॥ विशेषकर धर्मअर्थमें और कामभोगमें निरत राजाओंको भी इस चारितामृतका पान करना चाहिये.हे मुने!मुक्त पुरुष भी जब देवीके चारितामृतका पान करते हैं, तब उनके अतिरिक्त

रूपधारी भयंकर असुरको मारकर अपने इन देवताओंकी रक्षा की है. हे जननि ! संपूर्ण वेदभी आपकी गति यथार्थरूपसे नहीं जान सक्ते. फिर हम मंद बुद्धि होकर आपकी क्या स्तुति करैं ॥ ३२ ॥ हे जननि ! आपने हमारे वैरी अभावनीय भुवनकंटक दुष्टदानवका दलन करके हमारा कार्य साधन किया है. इससे आपकी कीर्ति जगत्मे विस्तीर्ण हुई है. अतएव हे विदितप्रभावे ! आपही जगत्की माता है. कृपा करके हमारी रक्षा कीजिये ॥ ३३ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! जब देवताओंने इसप्रकार स्तुति करी, तब देवीने उनसे मधुर वचनद्वारा कहा हे सुरसत्तमगण! तुम्हारा अपर दुःसाध्य कार्य क्या है ? सो कहो ॥ ३४ ॥ जब तुम्हारा अत्यन्त दुर्घट कोई कार्य उपस्थित हो उसी समय मेरा स्मरण करो. मै तत्काल उस आपदाको विनष्ट करूंगी ॥ ३५ ॥ देवता बोले हे देवि ! आपने इससमय जो हमारे शत्रु महिषासुरको मारा है इससेही हमारा सब कार्य होगया है ॥ ३६ ॥ अब जिससे आपके चरणकमलोका सदा स्मरण करसकें और जिससे आपके प्रति

कार्यंकृतंजगतिनोयदसौदुरात्मावैरीहतोभुवनकंटकदुर्विभाव्यः ॥ कीर्तिःकृतानुजगत्सुकृपाविधेयाप्यस्मांश्चपाहिजननिप्रथितप्रभावे ॥ ॥३३॥व्यासउवाच॥एवंस्तुतासुरैर्देवीतानुवाचमृदुस्वरा ॥ अन्यत्कार्यंचदुःसाध्यंब्रुवंतुसुरसत्तमाः ॥ ३४ ॥ यदायदाहिदेवानांकार्यंस्याद तिदुर्घटम् ॥ स्मर्तव्याऽहंतदाशीघ्रंनाशयिष्यामिचाऽऽपदम् ॥ ३५ ॥ देवाऊचुः ॥ सर्वंकृतंत्वयादेविकार्यंनःखलुसांप्रतम् ॥ यदयंनिहतः शत्रुरस्माकंमहिषासुरः ॥ ३६ ॥ स्मरिष्यामोयथातेंबसदैवपदपंकजम् ॥ तथाकुरुजगन्मातर्भक्तिंत्वय्यप्यचंचलाम् ॥ ३७ ॥ अपराधसह स्राणिमातैवसहतेसदा ॥ इतिज्ञात्वाजगद्योनिंनभजंतेकुतोजनाः ॥ ३८ ॥ द्वौसुपर्णौतुदेहेस्मिंस्तयोःसख्यंनिरंतरम् ॥ नान्यःसखातृतीयो स्तियोपराधंसहेतहि ॥ ३९ ॥ तस्माज्जीवःसखायंत्वांहित्वाकिंनुकरिष्यति ॥ पापात्मामंदभाग्योऽसौसुरमानुषयोनिषु ॥ ४० ॥ प्राप्यदेहं सुदुष्प्रापंनस्मरेत्त्वांनराधमः ॥ मनसाकर्मणावाचाब्रूमःसत्यंपुनःपुनः ॥ ४१ ॥ सुखेवाप्यथवादुःखेत्वंनःशरणमद्भुतम् ॥ पाहिनःसततंदेवि सर्वैस्तववरायुधैः ॥ ४२ ॥

अचल भक्ति रहे आप वही कीजिये ॥ ३७ ॥ माताही पुत्रके हजार हजार अपराध सहती है मनुष्य यह जानकरभी किसकारण जगन्माताकी अर्चना नहीं करते सो कह नहीं सक्ते॥३८॥इस देहमें जीवात्मा और परमात्मा रूप दो विहंगम ( पक्षी ) सदा वास करतेहैं उन दोनोंका ऐसा सख्य ( मित्रभाव ) है कि कभी उनका वियोग नहीं होता किन्तु उनके अपराधको सहै ऐसा और तीसरा सखा कोई नहीं है ॥ ३९ ॥ अतएव जो जीव सखास्वरूप आपको परित्याग करता है वह फिर क्या करेगा ? वह कभी कल्याणलाभ नहीं करसक्ता वह पापात्मा देवता और मनुष्योंमें मन्दभाग्य है, इसमे सन्देह नहीं ॥ ४० ॥ जो मनुष्य दुर्लभ देह पाकर वचन मन और कर्मसे आपका वारंवार स्मरण नहीं करता, वह निःसंदेह नराधम है, यह हम वारंवार सत्य कहते है ॥ ४१ ॥ हे देवि ! सुखके समय हो,

वा दुःखके समय हों, आपही हमारी रक्षा करनेवाली हैं, अतएव आपही उत्तमोत्तम अस्त्रोंसे हमारी रक्षा कीजिये॥ ४२॥ हे देवि ! तुम्हारी चरणरेणुके विना हमारी रक्षाका दूसरा कोई उपाय नहीं है. श्रीव्यासजी बोले हे जनमेजय ! जब देवता इसप्रकार भगवतीका स्तव करचुके तब देवी भगवती उसी स्थानमें अन्तर्धान होगई ॥ ४३ ॥ देवता देवीका अन्तर्धान होना देखकर बहुत अचंभेमें हुए ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कन्धे भाषाटीकायामेकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥
जनमेजय बोले हे ऋषिवर ! भगवतीके इस परमपवित्र जगत्के हितकर अद्भुत चारित्रका विषय तो मैंने जाना, किन्तु आपके मुखकमलसे निकला कथामृत श्रवण कर इस समय भी मैं तृप्त नहीं हुआ ॥ १ ॥ हे मुनिवर ! भवानीके अन्तर्धान होनेपर उन प्रधान प्रधान देवताओंने तिसकाल क्या किया ? यह आप कहिये. हे भगवन् ! जिन जीवोंके पुण्यका बल अतिथोड़ा है वे कभी देवीके इस परमपवित्र चारित्रको नहीं जान सक्ते ॥ २ ॥ हे मुने ! अल्पभाग्य

अन्यथाशरणंनास्तित्वत्पदांबुजरेणुतः ॥ व्यासउवाच ॥ एवंस्तुतासुरैर्देवीतत्रैवांतरधीयत ॥ ४३ ॥ विस्मयंपरमंजग्मुर्देवास्तांवीक्ष्यनिर्गताम् ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेपंचमस्कंधेएकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ जनमेजयउवाच ॥ अथाऽद्भुतंवीक्ष्यमुनेप्रभावंदेव्याजगच्छांतिकरंवरंच ॥ नतृप्तिरस्तिद्विजवर्यशृण्वतःकथाऽमृतंतेमुखपद्मजातम् ॥ १ ॥ अंतर्हितायांचतदाभवान्यांचक्रुश्चकिंदेवपुरोगमास्ते ॥ देव्याश्चरित्रंपरमंपवित्रंदुराऽऽपमेवाल्पपुण्यैर्नराणाम् ॥ २ ॥ कस्तृप्तिमाप्नोतिकथाऽमृतेनभिन्नोऽल्पभाग्यात्पटुकर्णरंध्रः ॥ पीतेनयेनाऽमरतांप्रयातिधिक्तान्नरान्येनपिबंतिसादरम् ॥ ३ ॥ लीलाचरित्रंजगदंबिकायारक्षान्वितंदेवमहामुनीनाम् ॥ संसारवार्धेस्तरणंनराणांकथंकृतज्ञाहिपरित्यजेयुः ॥ ४ ॥ मुक्ताश्चयेचैवमुमुक्षवश्चसंसारिणोरोगयुताश्चकेचित् ॥ तेषांसदाश्रोत्रपुटैश्चपेयंसर्वार्थदंवेदविदोवदंति ॥ ५ ॥ तथाविशेषेणमुनेनृपाणांधर्मार्थकामेषुसदारतानाम् ॥ मुक्ताश्चयस्मात्खलुतत्पिबंतिकथंनपेयंरहितैश्चतेभ्यः ॥ ६ ॥

मनुष्यकी बात तो दूर रहै जिसके कर्णविवर कथामृत सुननेमें निपुण हैं वे महात्माभी क्या देवीके चारितामृत पीनेसे तृप्त होसक्ते हैं? जिस वचनामृतके पान करनेसे मनुष्य अमरत्वको प्राप्त होता है वह सर्वसार वाक्यामृत जो नहीं पीते उनको धिक्कार है ॥ ३ ॥ जगदम्बिकाके लीलाचारित्र देवता और महामुनियोंकी रक्षा करने वाले व मनुष्यादिको संसारसमुद्रको नौकास्वरूप हैं अतएव कृतज्ञ पुरुष उनको किसप्रकार छोड़सक्ते हैं॥ ४ ॥ वेदके जाननेवाले पण्डित कहते हैं कि देवीके चारित्र सब अभिलषित प्रदान करनेमें समर्थ हैं अतएव क्यामुक्त, क्यामुमुक्षु, क्या संसारी, क्या रोगी सबकोही श्रवणपुटद्वारा सदा उनको पान करना चाहिये॥ ५॥ विशेषकर धर्मअर्थमें और कामभोगमें निरत राजाओंको भी इस चारितामृतका पान करना चाहिये. हे मुने! मुक्त पुरुष भी जब देवीके चारितामृतका पान करते हैं, तब उनके अतिरिक्त

करते है. वह निःसन्देह विमल दीपक हाथमे धारण करके भी निविड़ अन्धकाराच्छन्न निर्ज्जलकूपमें गिरते है ॥ १३ ॥ हे मातः ! आपही चित्स्वरूपिणी विद्या है, सुतरां सुख अर्थात् मुक्तिप्रदान करती हैं, आपही अविद्या अर्थात् माया हैं, सुतरां असुख अर्थात् संसार क्लेश प्रदान करती हैं. हे देवि ! जो आपकी पूजा करते है, आप उन मनुष्योंका जन्म-क्लेश-हरण करती है. मोक्षाभिलाषी मुनिलोगही आपकी आराधना करते है और लोभपरायण मन्दमति अज्ञानी पुरुषही आपकी आराधनासे विरत होते है ॥ १४ ॥ अधिक क्या ब्रह्मा, विष्णु, महेश्वर और अपरापर देवतालोग सदा आपके आराध्य चरणकमलोंकी अर्चना करते हैं, किन्तु जो अल्पबुद्धि भ्रान्तमनुष्य मनमे आपके चरणकमलोका ध्यान नहीं करते वह सदा इस भवसागरमें गिरते है ॥ १५ ॥ हे चंडिके ! आपके चरणकमलोसे उठी हुई रजके प्रसादसे ही ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वर इस विश्वसंसारकी सृष्टि पालन और संहार करते है. अतएव हे देवि ! जो मनुष्य आपकी सेवा नहीं करते वे अत्यन्त भाग्यहीन है, इसमें

विद्यात्वमेवसुखदाऽसुखदाऽप्यविद्यामातस्त्वमेवजननार्तिहरानराणाम्॥ मोक्षार्थिभिस्तुकलिताकिलमंदधीभिर्नाऽराधिताजननिभोगपरैस्तथाऽज्ञैः॥ १४॥ ब्रह्माहरश्चहरिरप्यनिशंशरण्यंपादांबुजंतवभजंतिसुरास्तथान्ये॥ तद्धैनयेऽल्पमतयोमनसाभजंतिभ्रांताःपतंतिसततंभवसागरेते॥ १५॥
चंडित्वदंघ्रिजलजोत्थरजःप्रसादैर्ब्रह्माकरोतिसकलंभुवनंभवादौ ॥ शौरिश्चपातिखलुसंहरतेहरस्तुत्वांसेवतेनमनुजस्त्विहदुर्भगोऽसौ ॥ १६ ॥
वाग्देवतात्वमसिदेविसुराऽसुराणांवक्तुंनतेऽमरवराःप्रभवंतिशक्ताः ॥ त्वंचेन्मुखेवससिनैवयदेवतेपांयस्माद्भवंतिमनुजानहितद्विहीनाः ॥ १७॥
शक्तोहरिस्तुभृगुणाकुपितेनकामंमीनोबभूवकमठःखलुसूकरस्तु ॥ पश्चान्नृसिंहइतियश्छलकृद्धरायांतान्सेवतांजननिमृत्युभयंनकिंस्यात्॥ १८॥
शंभोःपपातभुविलिंगमिदंप्रसिद्धंशापेनतेनचभृगोर्विपिनेगतस्य ॥ तंयेनराभुविभजंतिकपालिनंतुतेषांसुखंकथमिहाऽपिपरत्रमातः ॥ १९ ॥

सन्देह नहीं ॥ १६ ॥ हे जगदम्बिके ! आपही सुर और असुरोकी वाग्देवता है अतएव आप यदि उनके मुखमण्डलमें विराजमान न होतीं तो वह किसीप्रकारसे कुछ उच्चारण करनेमें समर्थ नहीं होते. अतएव हे देवि ! मनुष्यलोग आपसे रहित होकरभी किसप्रकार बात कहनेमें समर्थ होंगे ? ॥ १७ ॥ हे जननि ! प्रकुपित भृगुमुनिके शापसेही हरि पृथ्वीमें मीन, कूर्म, सूकर, नृसिंह और वंचनातत्पर वामन इत्यादिकों[1] रूप धारण करके अवतीर्ण हुये थे, इसमे उनकी पराधीनता स्पष्टही प्रतीत होती है. जो उन पराधीन अवतारोंकी सेवा करते हैं, उनको किसलिये मृत्युका भय नहीं होगा ? ॥ १८ ॥ हे मातः ! सतीके वियोगसे महादेवजीके अरण्यमध्यस्थ ऋपियोके आश्रममें गमन करनेपर भृगुमुनिके शापसे उनका लिंग पृथ्वीमे गिरा, यह तो सर्वत्र ही प्रसिद्ध है, अतएव जो अपने लिंगकी रक्षा करनेमें भी समर्थ नही है, विशेषकर

१ यहा उत्कर्पता दिखानेको ऐसा कहा है भजनआदिका निषेध न जानना, यह स्तुतिवाद है भगवत्का उत्कर्प है कारण कि, इनमें सब देवताओंका सत्त्व है।

जो स्पर्श करनेके अयोग्य नरकपाल इत्यादि धारण करते हैं, उन शंभुको जो मनुष्य भजते हैं, उनको इस काल और परकालमें किसप्रकार सुख होगा ? ॥ ॥ १९ ॥ हे देवि ! जिन गणाधिपति गजाननने पूर्वोक्त महेशसे जन्म ग्रहण किया है, जो मनुष्य उन गणपतिकी पूजा करते हैं वे अत्यन्त भ्रान्त हैं, विशेषकर वे निःसन्देह चतुर्वर्गप्रदानमें समर्थ इस विश्व—ब्रह्माण्डकी जननीस्वरूप सुखाराध्य आपको नहीं जानते ॥ २० ॥ हे देवि ! आपने दयार्द्रताके वश होकरही शत्रुओंको शितबाणोंसे समरमें निहत करके स्वर्गलोकमें भेज दिया है. यदि ऐसा न करती तो वे निःसन्देह अपने कर्मोंके फलसे नरककी अधिकतर आपदामें गिरते, इसमें सन्देह नहीं ॥ २१ ॥ ब्रह्मा, हरि और हर तथा अन्यान्य देवता भी आपका प्रभाव जाननेमें समर्थ नहीं हैं तो आपके अमित प्रभाव सत्त्वादि गुणसे मोहित सामान्य मनुष्यगण किसप्रकार तुम्हारा प्रभाव जाननेमें समर्थ हों ? ॥ २२ ॥ हे मातः ! जो विचारके अगोचर आपके चरणकमलोंकी पूजा नहीं करते और दृश्यमान

योभूद्गजाननगणाऽधिपतिर्महेशात्तंयेभजंतिमनुजावितथप्रपन्नाः॥जानंतितेनसकलार्थफलप्रदात्रींत्वांदेविविश्वजननींसुखसेवनीयाम्॥२०॥ चित्रंत्वयाऽरिजनताऽपिदयार्द्रभावाद्धत्वारणेशितशरैर्गमिताद्युलोकम्॥नोचेत्स्वकर्मनिचितेनिरयेनितांतंदुःखाऽतिदुःखगतिमापदमापतेत्सा॥२१॥ ब्रह्माहरश्चहरिरप्युतगर्वभावाज्जानंतितेऽपिविबुधानतवप्रभावम्॥केऽन्येभवंतिमनुजाविदितुंसमर्थाःसंमोहितास्तवगुणैरमितप्रभावैः॥२२॥ क्लिश्यंतितेऽपिमुनयस्तवदुर्विभाव्यंपादांबुजंनहिभजंतिविमूढचित्ताः॥सूर्याग्निसेवनपराःपरमार्थतत्त्वंज्ञातंनतैःश्रुतिशतैरपिवेदसारम् ॥२३॥ मन्येगुणास्तवभुविप्रथितप्रभावाःकुर्वंतियेहिविमुखान्ननुभक्तिभावात्॥लोकान्स्वबुद्धिरचितैर्विविधाऽऽगमैश्चविष्णवीशभास्करगणेशपरान्विधाय॥२४॥ कुर्वंतियेतवपदाद्विमुखान्नराग्र्यान्स्वोक्तागमैर्हरिहरार्चनभक्तियोगैः॥तेषांनकुप्यसिदयांकुरुषेऽबिकेत्वंतान्मोहमंत्रनिपुणान्प्रथयस्यलंच ॥२५॥ तुर्येयुगेभवतिचाऽतिबलंगुणस्यतुर्यस्यतेनमथितान्यसदागमानि॥त्वांगोपयंतिनिपुणाःकवयःकलौवैत्वत्कल्पितान्सुरगणानपिसंस्तुवंति॥२६॥

सूर्य, अनलकी सेवामें निरत हैं, वे शतशत श्रुतिद्वारा प्रतिपादित वेदका सार परमतत्त्व न जानकरही मोहितचित्तसे केवल क्लेशोंका भोग करते रहते हैं ॥ २३ ॥ हे जननि ! मैं विचारता हूं कि, आपके सत्व रज और तमोगुणका प्रभाव भूमण्डलमें विस्तृत रहता है. वही सब गुण पुरुष बुद्धिविरचित नानाविध मोहकर तंत्रादि शास्त्रद्वारा सब मनुष्योंको विष्णु महेश्वर सूर्य और गणेश इत्यादि देवताओंकी उपासनामें प्रवृत्त करके आपकी भक्तिभावसे विमुख करदेते हैं ॥ २४ ॥ हे अम्बिके ! जो हरिहरादिके अर्चनाविषयक भक्तियोगप्रतिपादित आगमशास्त्रद्वारा ब्राह्मणोंको आपके चरणकमलोंसे विमुख करते हैं आप उनके प्रति कुपित नहीं होतीं वरन् वश्याकर्षणादि मोहमंत्रनिपुण उन मनुष्योंको भलीभांति विख्यात करके उनके प्रति दया प्रकाश करती हो ॥ २५ ॥ सत्ययुगमे विशुद्धसत्व गुणही अधिक बलवान् था इससे ही असत्शास्त्रोंका प्रभाव संकुचित था किन्तु कलिकालमें उसके अभावसे अविशुद्धगुणकी प्रधानता हुई है । सुतरां

पण्डिताभिमानी निपुण मनुष्य आपकी उपासना न करके आपके बनाये हरिहरादि देवताओंकी पूजा करते है ॥ २६ ॥ हे मातः ! आपही चित्स्वरूपिणी विद्या है आपही योगसिद्धि होनेपर भक्तोंको मुक्तिका फलप्रदान करतीं है. इसलिये विशुद्धसत्वगुणप्रधान मुनिलोग आपकाही ध्यान करते हैं किन्तु जो मनुष्य आपमें लीन हुए है वेही धन्य है, अधिक क्या उनको फिर जननीके जठरमें दुःख भोगना नहीं पडता ॥ २७ ॥ हे जननि ! आपही चिच्छक्ति रूपसे परमात्मामें वास करतीं है. इसकारण परमात्मा भी इस जगन्मंडलमे विशेषरूपसे व्यक्त होकर जगतप्रपंचकी सृष्टि स्थिति और संहारकर्त्ता विदित होते हैं. हे देवि ! तुम्हारी शक्तिसे विहीन होकर कौन पुरुष अपनी शक्तिके अनुसार इस जगतप्रपंचमें कर्म करने विहार करने अथवा विचरण करनेमें समर्थ होता है ? ॥ ॥ २८ ॥ हे भगवति ! आपसेही यह विश्व संसार रचागया है अतएव आपही विश्वजननी हैं, महदादि चौवीस तत्त्व जड हैं, सुतरां तुम्हारी चिच्छक्तिसे रहित

ध्यायंतिभुक्तिफलदांभुवियोगसिद्धांविद्यांपरांचमुनयोऽतिविशुद्धसत्त्वाः ॥ तेनाप्नुवंतिजननीजठरेतुदुःखंधन्यास्तएवमनुजास्त्वयियेविलीनाः ॥ २७ ॥ चिच्छक्तिरस्तिपरमात्मनितेनसोपिव्यक्तोजगत्सुविदितोभवकृत्यकर्ता ॥ कोन्यस्त्वयाविरहितःप्रभवत्यमुष्मिन्कर्तुंविहर्तुमपिसंचलितुंस्वशक्त्या ॥ २८ ॥ तत्त्वानिचिद्रहितानिजगद्विधातुंकिंवाक्षमाणिजगदंबयतोजडानि ॥ किंचेंद्रियाणिगुणकर्मयुतानिसंतिदेवित्वयाविरहितानिफलंप्रदातुम् ॥ २९ ॥ देवामखेष्वपिहुतंमुनिभिःस्वभागंगृह्णीयुरंबविधिवत्प्रतिपादितंकिम् ॥ स्वाहानचेत्त्वमसितत्रनिमित्तभूतातस्मात्त्वमेवननुपालयसीवविश्वम् ॥ ३०॥ सर्वत्वयेदमखिलंविहितंभवादौत्वंपासिवैहरिहरप्रमुखान्दिगीशान् ॥ कालेऽत्सिविश्वमपितेचरितंभवाद्यंजानंतिनैवमनुजाःक्वनुमंदभाग्याः ॥ ३१ ॥ हत्वासुरंमहिषरूपधरंमहोग्रंमातस्त्वयासुरगणःकिलरक्षितोऽयम् ॥ कांतेस्तुतिंजननिमंदधियोविदामोवेदागतिंतवयथार्थतयानजग्मुः ॥ ३२ ॥

होकर वे जगतके बनानेमें किसप्रकार समर्थ होसक्तेहै ? हे देवि! गुणकर्मयुक्त जो सबइन्द्रियें वियमान है वे भी तुम्हारी शक्तिसे हीन होकर संसारका कार्यविधान वा फल देनेमें कभी समर्थ नहीं होतीं ॥ २९ ॥ आप यदि स्वाहारूप होकर यज्ञकी निमित्तभूत न होतीं तो देवता क्या मुनिगणकर्तृक यथाविधि प्रतिपादित यज्ञमें आहुत हविका स्वस्वभाग ग्रहण कर सक्ते ? अतएव हे देवि ! आपही इस विश्वसंसारका पालन करतीं हैं इसमें सन्देह नहीं ॥ ३० ॥ हे भगवति ! भवसागरके प्रथम आपनेही इस सब जगतको उत्पन्न किया है. हरि हर इत्यादि देवता और दिक्पालोंकी आपही रक्षा करती है. आपही अंतकालमें इस विश्वसंसारका संहार करती हैं, अतएव हे भवानि ! आपका चारित्र देवतालोग भी नहीं जानते फिर मंदभाग्य मनुष्यलोग किसप्रकार उसको जान सक्ते है ॥ ३१॥ हे मातः ! महिष

रूपधारी भयंकर असुरको मारकर अपने इन देवताओंकी रक्षा की है. हे जननि ! संपूर्ण वेदभी आपकी गति यथार्थरूपसे नहीं जान सक्ते. फिर हम मंद बुद्धि होकर आपकी क्या स्तुति करैं ॥ ३२ ॥ हे जननि ! आपने हमारे वैरी अभावनीय भुवनकंटक दुष्टदानवका दलन करके हमारा कार्य साधन किया है. इससे आपकी कीर्ति जगत्‌मे विस्तीर्ण हुई है. अतएव हे विदितप्रभावे ! आपही जगत्‌की माता हैं. कृपा करके हमारी रक्षा कीजिये ॥ ३३ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! जब देवताओंने इसप्रकार स्तुति करी, तब देवीने उनसे मधुर वचनद्वारा कहा हे सुरसत्तमगण! तुम्हारा अपर दुःसाध्य कार्य क्या है ? सो कहो ॥ ३४ ॥ जब तुम्हारा अत्यन्त दुर्घट कोई कार्य उपस्थित हो उसी समय मेरा स्मरण करो. मैं तत्काल उस आपदाको विनष्ट करूंगी ॥ ३५ ॥ देवता बोले हे देवि ! आपने इससमय जो हमारे शत्रु महिषासुरको मारा है इससेही हमारा सब कार्य होगया है ॥ ३६ ॥ अब जिससे आपके चरणकमलोंका सदा स्मरण करसकें और जिससे आपके प्रति

कार्यंकृतंजगतिनोयदसौदुरात्मावैरीहतोभुवनकंटकदुर्विभाव्यः ॥ कीर्तिःकृतानुजगत्सुकृपाविधेयाप्यस्मांश्चपाहिजननिप्रथितप्रभावे ॥ ॥३३॥व्यासउवाच॥एवंस्तुतासुरैर्देवीतानुवाचमृदुस्वरा ॥ अन्यत्कार्यंचदुःसाध्यंब्रुवंतुसुरसत्तमाः ॥ ३४ ॥ यदायदाहिदेवानांकार्यंस्यादतिदुर्घटम् ॥ स्मर्तव्याऽहंतदाशीघ्रंनाशयिष्यामिचाऽऽपदम् ॥ ३५ ॥ देवाऊचुः ॥ सर्वंकृतंत्वयादेविकार्यंनःखलुसांप्रतम् ॥ यदयंनिहतः शत्रुरस्माकंमहिषासुरः ॥ ३६ ॥ स्मरिष्यामोयथातेंबसदैवपदपंकजम् ॥ तथाकुरुजगन्मातर्भक्तिंत्वय्यप्यचंचलाम् ॥ ३७ ॥ अपराधसहस्राणिमातैवसहतेसदा ॥ इतिज्ञात्वाजगद्योनिंनभजंतेकुतोजनाः ॥ ३८ ॥ द्वौसुपर्णौतुदेहेस्मिंस्तयोःसख्यंनिरंतरम् ॥ नान्यःसखातृतीयोस्तियोपराधंसहेतहि ॥ ३९ ॥ तस्माज्जीवःसखायंत्वांहित्वाकिंनुकरिष्यति ॥ पापात्मामंदभाग्योऽसौसुरमानुषयोनिषु ॥ ४० ॥ प्राप्यदेहंसुदुष्प्रापंनस्मरेत्त्वांनराधमः ॥ मनसाकर्मणावाचाब्रूमःसत्यंपुनःपुनः ॥ ४१ ॥ सुखेवाप्यथवादुःखेत्वंनःशरणमद्भुतम् ॥ पाहिनःसततंदेविसर्वैस्तववरायुधैः ॥ ४२ ॥

अचल भक्ति रहे आप वही कीजिये ॥ ३७ ॥ माताही पुत्रके हजार हजार अपराध सहती है मनुष्य यह जानकरभी किसकारण जगन्माताकी अर्चना नहीं करते सो कह नहीं सक्ते॥३८॥इस देहमे जीवात्मा और परमात्मा रूप दो विहंगम ( पक्षी ) सदा वास करतेहैं उन दोनोंका ऐसा सख्य ( मित्रभाव ) है कि कभी उनका वियोग नहीं होता किन्तु उनके अपराधको सहै ऐसा और तीसरा सखा कोई नहीं है ॥ ३९ ॥ अतएव जो जीव सखास्वरूप आपको परित्याग करता है वह फिर क्या करेगा ? वह कभी कल्याणलाभ नहीं करसक्ता वह पापात्मा देवता और मनुष्योंमें मन्दभाग्य है, इसमे संन्देह नहीं ॥ ४० ॥ जो मनुष्य दुर्लभ देह पाकर वचन मन और कर्मसे आपका वारंवार स्मरण नहीं करता, वह निःसंदेह नराधम है, यह हम वारंवार सत्य कहते है ॥ ४१ ॥ हे देवि ! सुखके समय हो,

हे जननि ! आपही प्रकृतिकी सप्तविकृति और षोडशविकार यह त्रयोविंशतितत्त्वरूप स्वीय अंशद्वारा प्राणियोंके प्रारब्धकर्मभोगके लिये जीवनदान करती हैं और आप अनुगत देवताओंको इस जगत्में जिसप्रकार पोषण करती हैं, वैसेही असुरोंको भी कर्मानुसार भोग और जीवन दानसे पालन करती हो अतएव हे भगवति ! आपही इन चराचर मनुष्योंको भोगप्रदान करती है इसमें फिर संशय क्या है ? ॥८॥ हे मातः ! चित्तविनोदनके लिये उद्यानमें मनोहर वृक्षरोपण करनेपरभी यदि स्वाभाविक गुणसे किसीमें फल वा किसीमें पत्ते न हों. या किसी वृक्षका रस कडवा हो, तोभी विज्ञपुरुष कभी उसको स्वयं नहीं काटते. हे देवि ! आपभी इसीप्रकार निकृष्ट कर्मानुसार दैत्योंको उत्पन्न करके आपही उनका पालन करती है ॥ ९ ॥ हे भगवति ! आपका हृदय करुणारसमें इतना आकृष्ट है कि, देवांगनाओंको सुरताभिलाषी जानकर तामसप्रकृति दैत्यगण यागादिद्वारा स्वर्गलाभ नहीं कर सक्ते अतएव वह मेरे बाणोंसे प्राण

भोगप्रदाऽसिभवतीहचराचराणांस्वांशैर्ददासिखलुजीवनमेवनित्यम्॥स्वीयान्सुराञ्जननिपोषयसीहयद्वत्त्वद्वत्परानपिचपालयसीतिहेतोः॥८॥
मातःस्वयंविरचितान्विपिनेविनोदाद्वंध्यान्पलाशरहितांश्चकटूंश्चवृक्षान्॥नोच्छेदयंतिपुरुषानिपुणाःकथंचित्तस्मात्त्वमप्यतितरांपरिपासिदैत्या
न्॥९॥यत्त्वंतुहंसिरणमूर्ध्निशरैररातीन्देवांगनासुरतकेलिमतीन्विदित्वा॥ देहांतरेऽपिकरुणारसमाददानातत्तेचरित्रमिदमीप्सितपूरणाय॥१०॥
चित्रंत्वमीयदसुभीरहितानसंतित्वच्चिंतितेनदनुजाःप्रथितप्रभावाः ॥ येषांकृतेजननिदेहनिबंधनंतेक्रीडारसस्तवनचाऽन्यतरोऽत्रहेतुः ॥ ११ ॥
प्राप्तेकलावहहदुष्टतरेचकालेनत्वांभजंतिमनुजाननुवंचितास्ते ॥ धूर्तैःपुराणचतुरैर्हरिशंकराणांसेवापराश्चविहितास्तवनिर्मितानाम् ॥ १२ ॥
ज्ञात्वासुरांस्तववशानसुरार्दितांश्चयेवैभजंतिभुविभावयुताविभग्नान् ॥ धृत्वाकरेसुविमलंखलुदीपकंतेकूपेपतंतिमनुजाविजलेऽतिघोरे ॥ १३ ॥

त्याग करनेपर देहावसानके समय स्वर्गलोकमें जाकर देवांगनाओंके सहित सुरतक्रीडामें रत हों, आपने इस अभिप्रायके कारणही उन शत्रुओंको बाणोंसे संमर में विनाश किया है, अतएव आपका यह व्यवहार उनका मनोरथ सिद्धकरनेके लिये था,कुछ वधके लिये नहीं ॥ १० ॥ हे जननि ! आपने जिसका विनाश करनेकी इच्छासे शरीर धारण किया है,सो आपके संकल्पमात्रसेही जो उन विख्यातप्रभाव असुरोंके प्राण न गये, यह अत्यन्त आश्चर्य जान पडता है. आपका देहधारण करनेकी लीलाके अतिरिक्त दूसरा कोई कारण नहीं है ॥११॥ हे देवी!इस घोर कलियुगमें जो मनुष्य आपका भजन न करके अन्यान्य देवताओंका भजन करते हैं, पुराणचतुरोंने निस्सन्देह उनको छलकर आपके बनाये हरिहरादिकी सेवामें परायण किया है. हाय ! इससे इन मनुष्योंका क्या दुर्भाग्य ही संघटित हुआ है ॥१२॥ हे देवी ! असुरनिपीडित ये देवतालोग आपके अधीन हैं, यह जानकर भी जो मनुष्य अनुरागपरायण हो पृथ्वीमें उन देवताओंकी पूजा

बलपूर्वक घुमाय घुमाय फेंकनेलगा तब पापात्मा बलोन्मत्तताके कारण अत्यन्त प्रसन्नतापूर्वक हँसता हुआ ॥ ४८ ॥ देवीसे कहने लगा हे देवी ! रणस्थलमें स्थिर होओ रूप और यौवनके सहित अभी तुमको समरमें निहत करूंगा ॥ ४९ ॥ तुम मदमत्त होकर मुझसे युद्ध करती हो तुमको कुछ ज्ञान नहीं है तुम अत्यन्त मोहके वशीभूत हुई हो, तुम अपनेको अत्यन्त बलवान् विचार कर जो अभिमान करती हो उसको मिथ्या जानो ॥ ५० ॥ जो शठ नारीको सन्मुख करके हमको जीतनेकी इच्छा करतेहै पहिले तुमको मारकर फिर उन कपटपण्डित देवताओंका संहारकरूंगा ॥ ५१॥ देवी बोली हे दुरात्मन् ! गर्व मतकरे रणांगणमें स्थिर हो अभी मै तेरा विनाश करके उन सुरसत्तम गणोंको निर्भय करूंगी ॥५२॥ हे अधम ! तू पापिष्ठ है तू देवताओंको दुःख देता रहता है और मुनियोंको भय दिखाता है मै

तामुवाचबलोन्मत्तस्तिष्ठदेविरणांगणे ॥ अद्याहंत्वांहनिष्यामिरूपयौवनभूषिताम् ॥ ४९ ॥ मूर्खाऽसिमदमत्ताऽद्ययन्मयासहसंगरम् ॥ करोषिमोहिताऽतीवमृषाबलवतीखरा ॥ ५० ॥ हत्वात्वांनिहनिष्यामिदेवान्कपटपंडितान् ॥ येनारींपुरतःकृत्वाजेतुमिच्छंतिमांशठाः ॥ ॥ ५१ ॥ देव्युवाच ॥ मागर्वंकुरुमंदात्मंस्तिष्ठतिष्ठरणांगणे ॥ करिष्यामिनिरातंकान्हत्वात्वांसुरसत्तमान् ॥ ५२ ॥ पीत्वाऽद्यमाधवीमिष्टांशातयामिरणेऽधम ॥ देवानांदुःखदंपापंमुनीनांभयकारकम् ॥ ५३ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वाचषकंहैमंगृहीत्वासुरयायुतम् ॥ पपौपुनःपुनःक्रोधाद्धंतुकामामहासुरम् ॥ ५४ ॥ पीत्वाद्राक्षासवंमिष्टंशूलमादायसत्वरा ॥ दुद्रावदानवंदेवीहर्षयन्देवतागणान् ॥ ५५ ॥ देवास्तांतुष्टुवुःप्रेम्णाचक्रुःकुसुमवर्षणम् ॥ जयजीवेतितेप्रोचुर्दुंदुभीनांचनिःस्वनैः ॥ ५६ ॥ ऋषयःसिद्धगंधर्वाःपिशाचोरगचारणाः ॥ किन्नराःप्रेक्ष्यसंग्राममुदितागगनेस्थिताः ५७ ॥ सोऽपिनानाविधान्देहान्कृत्वाकृत्वापुनःपुनः ॥ मायामयाञ्जघानाजौदेवींकपटपंडितः ॥ ५८॥ चंडिकाऽपिचतंपापंत्रिशूलेनबलाद्धृदि ॥ ताडयामासतीक्ष्णेनक्रोधादरुणलोचना ॥ ५९ ॥

सुमिष्ट माधवी सुराका पान करके तुझको समरांगणमें निहत करूंगी इसमें सन्देह नहीं ॥ ५३ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! देवी इसप्रकार कह क्रोधकर महिषासुरको मारनेकी इच्छासे सुरापूर्ण सोनेका कटोरा ग्रहणकर वारंवार सुरारस पान करने लगी ॥ ५४ ॥ फिर सुमिष्ट द्राक्षारस पान करके देवी शूलग्रहणपूर्वक दानवकी ओर दौडी, यह देखकर देवता अत्यन्त प्रसन्नहुए ॥५५॥ और प्रीतिसहित उन देवीके ऊपर फूलोंकी वर्षा करकेस्तव करनेलगे और "जय जीव" यह कह दुन्दुभिके शब्दसे उनकी जयघोषणा करी ॥ ५६ ॥ ऋषिगण, सिद्धगण, गन्धर्वगण, पिशाचगण, उरगगण और किन्नरगण आकाशमण्डलसे संग्राम देखकर परम प्रसन्नहुए ॥५७॥ इधर वह कपटपण्डित महिषासुर वारंवार मायामय अनेक प्रकारके देहधारण करके देवीपर वारंवार प्रहार करनेलगा॥५८॥तब चण्डिकाने

सुखस्पर्श दक्षिण पवन बहने लगा. सब इन्द्रिये बलवान् होकर फिर मुनिगणोंके वशमे न रहीं ॥ ५ ॥ तब मीनकेतन ( कामदेव ) रतिके सहित मिलित हो, पंचवाण धारणकर उस बदरिकाश्रममे शीघ्र जाय वास करने लगा ॥ ६ ॥ संगीतमें चतुर रंभा और तिलोत्तमादि प्रधान प्रधान सब अप्सरा उस मनोहर आश्रम मे जाकर स्वर, ताल और लयके सहित गान करने लगीं ॥ ७ ॥ वह मधुर संगीत, कोकिलाओका मनोहर कूजन और भौरोंकी मधुर कलध्वनि सुनकर वे दोनों मुनि जागरित हुए ॥ ८ ॥ नर नारायण दोनो ऋषि अकालमे ऋतुराज वसन्तका उदय और वनपादपोका पुष्पोदय देखकर चिन्ता करनेलगे॥९॥ नियमके विना इस समय किसप्रकार वसन्त ऋतुका उदय हुआ ? और इस समय सबही प्राणी अत्यन्त कामातुर तथा विह्वल दिखाई देते हैं ॥१०॥ कालधर्मका विपरीत होना अतिदुर्घट है, किस प्रकार वह संघटित हुआ ? इसके उपरान्त नारायण विस्मयोत्फुल्लनेत्रद्वारा नर नामक ऋषिसे कहने लगे ॥ ११ ॥ नारायण बोले हे भ्राता !

रतियुक्तस्ततःकामःपूरयन्पंचमार्गणान् ॥ चकारत्वरितस्तत्रवासंबदरिकाऽऽश्रमे ॥ ६ ॥ रंभातिलोत्तमाद्याश्चगत्वातत्रवराऽऽश्रमे ॥ गानं चक्रुःसुगीतज्ञाःस्वरतानसमन्वितम् ॥ ७ ॥ तच्छ्रुत्वामधुरोद्गीतंकोकिलानांचकूजितम् ॥ भ्रमरालिविरावंचप्रबुद्धौतौमुनीश्वरौ ॥ ८ ॥ ऋतुरा जमकालेतुदृष्ट्वातौपुष्पितंवनम् ॥ जातौचिंतापरौतत्रनरनारायणावृषी ॥ ९ ॥ किमद्यशिशिरापायःसंवृतःसमयंविना ॥ प्राणिनोविह्वलाः सर्वेलक्ष्यंतेऽतिस्मराऽऽतुराः ॥ १० ॥ कालधर्मविपर्यासःकथमद्यदुरासदः ॥ नरंनारायणःप्राहविस्मयोत्फुल्ललोचनः ॥ ११ ॥ नारायणउ वाच ॥ पश्यभ्रातरिमेवृक्षाःपुष्पिताःप्रतिभांतिवै ॥ कोकिलाऽऽलापसंघुष्टाभ्रमरालिविराजिताः ॥ १२ ॥ शिशिरंभीममातंगंदारयन्स्वखरै र्नखैः ॥ वसंतकेसरीप्राप्तःपलाशकुसुमैर्मुने ॥ १३ ॥ रक्ताऽशोककरातन्वीदेवर्षेकिंशुकांघ्रिका ॥ नीलाऽशोककचाश्यामाविकासिकमला ऽऽनना ॥ १४ ॥ नीलेंदीवरनेत्रासाबिल्ववृक्षफलस्तनी ॥ प्रोत्फुल्लकुंदरदनामंजरीकर्णशोभिता ॥ १५ ॥ बंधुजीवाऽधराशुभ्रासिंधुवारन खाद्भुता ॥ पुंस्कोकिलस्वरापुण्याकदंबवसनाशुभा ॥ १६ ॥

देखो, ये सब वृक्ष पुष्पित होकर शोभायमान होरहे हैं कोकिलकी कलध्वनि सुनाई आरही है, संपूर्ण भौंरे मधुरध्वनि करके इधर उधर विचरण कर रहेहैं॥१२॥ यह देखो वसंतकेसरी पलाशकुसुमरूप अपने खर नखोसे शिशिर रूप भयंकर मातंगको विदारित करके उपस्थित हुआ है ॥ १३ ॥ हे ब्रह्मन् ! देखो, किस प्रकार मनोहर सुषमासंपन्न वसन्तलक्ष्मी बदरिकाश्रममे उदितहुई है, हे देवर्षे ! लाल अशोक इसका करतलहै, किंशुककुसुम इसकेमनोहर चरण, नील अशोक इसके श्याम केशकलाप, विकसित कमल इसका वदन॥१४॥ नीलकमल इसके नेत्र, बिल्वफल इसके मनोहर पयोधर, प्रफुल्ल कुन्दकुसुम इसके दशन, मंजरी इसका मनोहर कर्णफल है ॥ १५ ॥ बंधुजीव इसका अधर, सिंधुवार अद्भुत नख, पुंस्कोकिलकी कलध्वनि इसका कंठस्वर, कदम्बकुसुम इसके वसन ॥ १६ ॥

मोरगण इसका भूषण सारसस्वर इसकी मयूरध्वनि, कुसुमदाम इसका चन्द्रहार मत्तहंसकी गतिही इसका गमन ॥ १७ ॥ कदम्बकेशर इसकी रोमराजि है। हे ऋषिवर ! इन सबके द्वारा वसन्तलक्ष्मीने क्या अपूर्व शोभा धारण की है? ॥ १८॥ यह अकालमें उपनीत क्यो हुई? इस विषयमें इस समय मुझको आश्चर्य उत्पन्न होता है तुम विचारकर देखो यहनिश्चय तपस्यामें विघ्नकरनेवालीहै॥ १९॥ यहसुनो देवताओंकी स्त्रियें कैसा मनमोहन ध्यानविनाशक गानकरती है? बोध होता है, हमारी तपस्याका भंग करनेके लिये देवराज इन्द्रने सब उपाय किये हैं ॥ २० ॥ ऋतुराज असमयमें क्यों प्रीति उत्पन्न कराते है? इससे स्पष्ट विदित होता है कि, असुरारि इन्द्रने हमारी तपस्यासे डरकर तपस्याभंग करनेके उपायस्वरूप ये सब विघ्न नियोजित कियेहैं ॥ २१॥ देखो, शीतल सुगंध और मनोहर पवन प्रवाहित होता

बर्हिवृंदकलापाचसारसस्वननूपुरा ॥ वासंतीबद्धरशनामत्तहंसगतिस्तथा ॥ १७ ॥ पुत्रजीवांशुकन्यस्तरोमराजिविराजिता ॥ वसंतलक्ष्मीः संप्राताब्रह्मन्बदरिकाश्रमे ॥ १८ ॥ अकालेकिमियंप्राप्ताविस्मयोऽयंममाऽधुना ॥ तपोविघ्नकरानूनंदेवर्षेपरिचिंतय ॥ १९ ॥ श्रूयतेसुरनारीणांगानंध्यानविनाशनम् ॥ आवयोस्तपभिंगायकृतंमघवताकिल ॥ २० ॥ ऋतुराडन्यथाकालेप्रीतिंसंजनयेत्कथम् ॥ विघ्नोऽयंविहितो भातिभीतेनाऽसुरशत्रुणा ॥ २१ ॥ वाताःसुगंधाःशीताश्चसमायांतिमनोहराः ॥ नान्यत्कारणमस्तीहशतक्रतुकृतिंविना ॥ २२ ॥ इतिब्रुवतिविप्राऽग्र्येदेवेनारायणेविभौ ॥ सर्वेदृष्टिपथंप्राप्तामन्मथप्रमुखास्तदा ॥ २३ ॥ ददर्शभगवान्सर्वान्नरोनारायणस्तथा ॥ विस्मयाऽऽविष्टमनसौबभूवतुरुभावपि ॥ २४ ॥ मन्मथंमेनकांचैवरंभांचैवतिलोत्तमाम् ॥ पुष्पगंधांसुकेशींचमहाश्वेतांमनोरमाम् ॥ २५ ॥ प्रमद्वरांघृताचींचगीतज्ञांचारुहासिनीम् ॥ चंद्रप्रभांचसोमांचकोकिलाऽऽलापमंडिताम् ॥ २६ ॥ विद्युन्मालांबुजाक्षींचतथाकांचनमालिनीम् ॥ एताश्चान्यावरारोहादृष्टास्ताभ्यांतदाऽतिके ॥ २७ ॥ तासांह्यष्टसहस्राणिपंचाशदधिकानिच ॥ वीक्ष्यतौविस्मितौजातौकामसैन्यंसुविस्तरम् ॥ २८ ॥ प्रणम्याऽग्रेस्थिताःसर्वादेववारांगनास्तदा ॥ दिव्याऽऽभरणभूषाढ्यादिव्यमाल्योपशोभिताः ॥ २९ ॥

है इन्द्रके कार्यके अतिरिक्त इसमें दूसरा कोई कारण दिखाई नहीं देता ॥ २२ ॥ विप्रवर विभु देव नारायण ये सब वचन कहते ही थे कि इसी समय मन्मथादि सब उनको दिखाई दिये ॥ २३॥ भगवान् नर और नारायण दोनोंही उनको देखकर आश्चर्यमें हुए ॥ २४ ॥ फिर उन्होने मनोभव मेनका रंभा तिलोत्तमा पुष्पगंधा सुकेशी महाश्वेता मनोरमा ॥ २५॥ प्रमद्वरा चारुहासिनी संगीतकी जाननेवाली घृताची, चन्द्रप्रभा, कोकिलभाषिणी, सोमा ॥ २६ ॥ अम्बुजाक्षी, कांचनमालिनी विद्युन्माला, इन सब और अन्यान्य वरारोहा अप्सराओंको सन्मुख देखा ॥ २७॥ आठहजार पांचसौ अप्सरागण और कामकी विस्तृत सेनाको देखकर दोनो मुनि विस्मित हुए ॥ २८ ॥ तब दिव्यमालासे शोभायमान दिव्याभरणयुक्त देवताओंकी स्त्रियें दोनों मुनियोंको प्रणाम कर सन्मुख अवस्थिति करने लगीं ॥ २९ ॥

फिर उन सब अप्सराओने पृथ्वीतलमें दुर्लभ और कामदेवका बढानेवाला स्वर्गीय संगीत आरंभ किया॥ ३० ॥भगवान् विष्णुस्वरूप नर नारायण दोनों मुनियोंने वह संगीत सुनकर प्रसन्नतापूर्वक उनसे कहा ॥ ३१ ॥ हे शोभनमध्यमा अप्सरागण ! तुम स्वर्गसे अतिथिधर्ममें यहां आई हो तुम इस स्थानमें सुखपूर्वक रहो हम भलीभाँतिसे तुम्हारा अतिथिसत्कार करेंगे ॥ ३२ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! देवराज इन्द्रने तपस्यामें विघ्न करनेकी इच्छासे निःसंदेह इन अप्सराओंको भेजा है यह चिन्ता कर नर नारायण दोनो मुनियोने अभिमानमें पूर्ण हो विचारा ॥ ३३ ॥ कि, ये सब अप्सरा सामान्यरूपसंपन्न और जघन्य निकृष्ट हैं हम इससमय इनसे भी श्रेष्ठ दिव्यरूपसंपन्न नूतन अप्सराओंको उत्पन्न करके अपने तपोबलको दिखावें ॥ ३४ ॥ मनमें इसप्रकार विचार करद्वारा ऊरुताडन करके

जगुश्छलेनताःसर्वाःपृथिव्यामतिदुर्लभम् ॥ तत्तथाऽवस्थितंदिव्यंमन्मथादिविवर्धनम् ॥ ३० ॥ शुश्रावभगवान्विष्णुर्नरेणनारायणस्तदा ॥ श्रुत्वाप्रोवाचतास्तत्रप्रीत्यानारायणोमुनिः ॥ ३१ ॥ आस्यतांसुखमत्रैवकरोम्यातिथ्यमद्भुतम् ॥ भवंत्योऽतिथिधर्मेणप्राप्ताःस्वर्गात्सुमध्यमाः ॥ ३२ ॥ व्यासउवाच ॥ साभिमानस्तुसंजातस्तदानारायणोमुनिः ॥ इंद्रेणप्रेषितानूनंतथाविघ्नचिकीर्षया ॥ ३३ ॥ वराक्यः काइमाः सर्वाःसृजाम्यद्यनवाःकिल ॥ एताभ्योदिव्यरूपाश्चदर्शयामितपोबलम्॥३४॥इतिसंचिंत्यमनसाकरेणोरुंप्रताड्यवै ॥ तरसोत्पादयामासनारीं सर्वांगसुंदरीम् ॥ ३५ ॥ नारायणोरुसंभूताह्युर्वशीतिततःशुभा ॥ ददृशुस्ताःस्थितास्तत्रविस्मयंपरमंययुः ॥ ३६ ॥ तासांचपरिचर्यार्थंतावतीश्चातिसुंदरीः ॥ प्रादुश्चकारतरसातदामुनिरसंभ्रमः ॥ ३७ ॥ गायंत्यश्चहसंत्यश्चनानोपायनपाणयः ॥ प्रणेमुस्तामुनीसर्वाःस्थिताःकृत्वांऽजलिपुरः ॥ ३८ ॥ तांवीक्ष्यविभ्रमकरींतपसोविभूतिंदेवांगनाहिमुहुःप्रविमोहयंत्यः ॥ ऊचुश्चतौप्रमुदिताऽऽननपद्मशोभारोमोद्गमोल्लसितचारुनिजांगवल्ल्यः ॥ ३९ ॥

शीघ्रही एक सर्वांगसुंदरी नारी उत्पन्न करी ॥ ३५ ॥ वह शुभानना मुनिवरके ऊरुस्थलसे उत्पन्न होनेसे उर्वशी नामसे विख्यात हुई. अनन्तर वे सब अप्सरा इसको देखकर अत्यन्त अचंभेमें हुईं ॥ ३६ ॥ अनन्तर नारायण मुनिने इन्द्रकी भेजी अप्सराओंकी सेवा करनेको उनकी अपेक्षाभी सुंदरी उतनीही स्त्रियें सहसा उत्पन्न करीं॥ ३७॥उन उत्पन्न हुईं समस्त अप्सराओने अनेक भाँतिके उपहार द्रव्य हाथमें लिये गान और हास्य करते करते, अंजलि बाँध दोनों मुनियोके आगे स्थित हो प्रणाम किया॥ ३८॥इन्द्रकी भेजी देवांगना अन्यको मोहित करनेवालीहोकरभी अपने मनको भ्रम करनेवाली तपस्याके फल सम्पत्ति स्वरूपिणी सर्वांगसुंदरी उर्वशीको देखकर मोहितहुईं और उनके सब अंग रोमांचसे उत्फुल्ल होगये.तब वे अपने अपने वदनकमलकी परमशोभा विस्तारित करके दोनों मुनियोसे कहनेलगीं॥ ३९॥

हे देवयुगल ! हम बाला है. हमको कुछभी ज्ञान नहीं है. आपकी तपस्याका महत्व और आपका धैर्य देखकर हम किसप्रकार आपकी स्तुति करनेमें समर्थ हों अहो ! हमारे कटाक्षरूप विषदग्ध बाणसे जो दग्ध न हो ऐसा पुरुष पृथ्वीतलमें दिखाई नहीं देता. किन्तु उससे आपके मनमें कुछभी विकार दिखाई नहीं देता, अतएव आपका माहात्म्य अतिआश्चर्यजनक है ॥ ४० ॥ हम जानती है आप दोनोंही विष्णुके अंशस्वरूप देव और मननशील तथा शमदमादिही आपके विधिस्वरूप है, आपकी सेवाके लिये हम इस स्थानमें नहीं आई है. वरन् आपकी तपस्यामें विघ्नसंपादनरूप देवराज इन्द्रका कार्य साधनके लियेही हम इस स्थानमें आई हैं ॥ ४१ ॥ हमारे इस प्रकार दुर्जन होनेपर भी हमारे किसी संचित भाग्यके फलसे आपका दर्शन प्राप्त हुआ. उससे हम अवगत नहीं है और हमारी समान अपराध करनेवाले व्यक्तिके प्रति शापादिप्रदान करनेमें समर्थ होकर भी अपना जनजान जो आपने शापादिप्रदान न करके मनस्ताप दूर किया; इससे आपका क्षमागुण

कुर्युःकथस्तुतिमहोतपसोमहत्त्वंधैर्यंतथैवभवतामभिवीक्ष्यबालाः॥अस्मत्कटाक्षविषदिग्धशरेणदग्धःकोवानतत्रभवतांमनसोव्यथान॥४०॥ज्ञा तौयुवांनरहरेःपरमांशभूतौदेवौमुनीशमदमादिनिधीसदेव॥ सेवानिमित्तमिहनोगमनंनकामंकार्यंहरेःशतमखस्यविधातुमेव॥४१॥भाग्येनकेनयु वयोःकिलदर्शनंनःसंपादितंनविदितंखलुसंचितंतत्॥ चित्तक्षमंनिजजनेविहितंयुवाभ्यामस्मद्विधेकिलकृतागसितापमुक्तम् ॥४२॥ कुर्वंतिनैव विबुधास्तपसोव्ययंवैशापेनतुच्छफलदेनमहानुभावाः॥व्यासउवाच॥इत्थंनिशम्यवचनंसुरकामिनीनांतावूचतुर्मुनिवरौविनयानतानाम्॥४३॥ प्रीतौप्रसन्नवदनौजितकामलोभौधर्मात्मजौनिजतपोरुचिशोभितांगौ ॥ नरनारायणावूचतुः ॥ब्रुवंतुवांछितान्कामान्ददावस्तुष्टमानसौ॥४४॥ यांतुस्वर्गंगृहीत्वेमामुर्वशींचारुलोचनाम् ॥ उपायनमियंबालागच्छत्वद्यमनोहरा ॥ ४५ ॥ दत्ताऽऽवाभ्यांमघवतःप्रीणनायोरुसंभवा ॥ स्वस्त्यस्तुसर्वदेवेभ्योयथेष्टंप्रव्रजंतुच ॥ ४६ ॥

अत्यन्त प्रशंसनीय हुआ. हम जानती है ॥ ४२ ॥ महानुभाव पण्डितगण तुच्छफलप्रद शापादिसे अपनी तपस्याका व्यय नहीं करते. व्यासजी बोले हे राजन् ! काम और लोभके जीतनेवाले वे धर्मपुत्र दोनों महर्षि विनयावनत सुरकामिनीगणोंके इस प्रकारके वचन सुनकर ॥ ४३ ॥ प्रीत और प्रसन्नवदन हुए और अपने तपकी प्रभासे प्रदीप्तांग हो उनसे कहने लगे. नर नारायण बोले हे रमणीगण ! हम तुम्हारे प्रति संतुष्ट हुए है; तुम अभिलषित वर मांगो. हम इसीसमय वह प्रदान करेंगे ॥ ४४ ॥ फिर तुम इस शोभायमान नेत्रवाली उर्वशीको लेकर स्वर्गमें चली जाओ. यह मनोरमा बालिका उर्वशी देवराजका उपहारस्वरूप तुम्हारे संग गमन करै ॥ ४५ ॥ हमने अमरराजकी प्रीतिके लिये ऊरुसे उत्पन्न हुई इस उर्वशीको प्रदान किया. इस समय सब देवताओंका कल्याण हो. तुम अपने अपने इष्ट स्थानमें जाओ.

इसके पीछे फिर किसीकी तपस्यामें विघ्न न करना॥ ४६॥ अप्सरागणोंने कहा हे नारायण । हे सुरश्रेष्ठ ! हम परमभक्तिवशतः आपके चरणकमलोंको प्राप्त होकर अत्यन्त आह्लादित हुई है.हम इस समय कहां जायँ॥ ४७॥हे नाथ । हे मधुसूदन ! हे कमललोचन ! आप यदि सन्तुष्ट होकर हमको वांछित वर देते है. तो अपने मनोरथ आपसे कहती हैं सुनिये ॥ ४८ ॥ हे देवेश ! आप जगत्के पति है. अतएव आप हमारे पति हूजिये.हे परंतप ! हम प्रसन्नचित्तसे आपकी सेवामे सदा नियुक्त रहेंगी ॥ ४९ ॥ आपने जिन सब नारियोंको उत्पन्न किया है वे शोभायमान नेत्रवाली रमणीगणभी इस स्थानमे विद्यमान है. इस समय उर्वशी इत्यादि ॥ ५० ॥ नारीगण सभी आपकी आज्ञासे स्वर्गमे गमन करें और हम सोलह हजार पांचसौ रमणी इस स्थानमें आपकी सेवा करती रहैं

"नकस्यापितपोविघ्नंप्रकर्तव्यमतःपरम्" ॥ देव्यऊचुः ॥ क्वगच्छामोमहाभागप्राप्तास्तेपादपंकजम् ॥ नारायणसुरश्रेष्ठभक्त्यापरमयामुदा॥ ॥४७॥ वांछितंचेद्वरंनाथददासिमधुसूदन ॥ तुष्टःकमलपत्राक्षब्रवीमोमनसेप्सितम् ॥४८॥ पतिस्त्वंभवदेवेशवरमेनंपरंतप ॥ भवामःप्रीतियु क्तास्त्वांसेवितुंजगदीश्वर ॥ ४९ ॥ त्वयाचोत्पादितानार्यःसंत्यन्याश्चारुलोचनाः ॥ उर्वश्याद्यास्तथायांतुस्वर्गंवैभवदाज्ञया ॥५०॥ स्त्रीणां षोडशसाहस्रंतिष्ठत्वत्रशतार्धकम् ॥ सेवान्तेऽत्रकरिष्यामोयुवयोस्तापसोत्तमौ ॥ ५१ ॥ वांछितंदेहिदेवेशसत्यवाग्भवमाधव ॥ आशाभंगो हिनारीणांहिंसनंपारिकीर्तितम् ॥ ५२ ॥ कामार्तानांचमुनिभिर्धर्मज्ञैस्तत्त्वदर्शिभिः ॥ भाग्ययोगादिहप्राप्ताःस्वर्गात्प्रेमपरिप्लुताः ॥ ५३ ॥ त्यक्तुंनार्हसिदेवेशसमर्थोऽसिजगत्पते ॥ नारायणउवाच ॥ पूर्णंवर्षसहस्रंतुतपस्तप्तंमयाऽत्रवै ॥ ५४ ॥ जितेंद्रियेणचार्वंग्यःकथंभंगंकरो म्यतः ॥ नेच्छाकामेसुखेकाचित्सुखधर्मविनाशके ॥ ५५ ॥ पशूनामपिसाधर्म्येरमेतमतिमान्कथम् ॥ अप्सरसऊचुः ॥ शब्दादीनांचपंचानां मध्येस्पर्शसुखंवरम् ॥ ५६ ॥

॥ ५१॥हे माधव । आप देवतागणोके प्रभु हैं अतएव हमको वांछित वर देकर आप सत्यभाषी हूजिये, तत्त्वदर्शी धर्मके जाननेवाले मुनियोंने कहा हैकि, कामातुर स्त्रियोकी आशाका भंग करनेसे हिंसाजनित पापमें लिप्त होना पडता है ॥५२॥ हम भाग्यवशतः स्वर्गसे इस स्थानमें आकर प्रेममें निमग्न हुई हैं॥५३॥हे देवश ! आप जगत्के स्वामी है, आप सभी कार्यमें समर्थ है अत एव आप हमको परित्याग नहीं कीजिये,नारायणने कहा हे तन्वंगी अप्सराओ ! मैने इस स्थानमें पूर्ण हजारवर्षपर्यन्त जितेन्द्रिय होकर तपस्या करी है॥५४॥इस समय किसप्रकार विषयसंगमे लिप्त होकर उस तपस्याका भंग कर सकता हूं!परमानन्द और धर्मके विनाशक विषयसंभोग सुखमे हमारी वासना नहीं होती ॥ ५५ ॥ क्योंकि कौन मतिमान् पशुके समान विषयसंभोग धर्ममे प्रवृत्त होसक्ता है ? अप्सरागणोंने कहा

हे मुनिवर।शब्दादिपाँचोमें स्पर्शसुख ही॥ ५६॥आनंदरसमूलक और श्रेष्ठ है इसके समान श्रेष्ठ सुख दूसरा और कुछ नहीं है.अतएव आप हमारे वचनानुसार कार्य
करके आनंदरसभोग कीजिये ॥ ५७॥आप इस गंधमादनपर्वतमें अत्यन्त सुख प्राप्त करके विचरण कीजिये. आप यदि स्वर्गकी कामना करते है तो जानिये कि,
गंधमादनसे श्रेष्ठ स्वर्ग दूसरा नहीं हैं ॥ ५८ ॥ आप इस परममनोहर शोभायमान स्थानमें सुरांगनागणोंके सहित परमसुखसे विहार करके परमानंदरस अनुभव
कीजिये॥ ५९ ॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कंधे भाषाटीकायां पष्ठोऽध्यायः॥ ६ ॥व्यासजीने कहा हे राजन्! महत् प्रभावसंपन्नधर्मनन्दन नारायण उनअप्सरा
ओंके इस प्रकार वचन सुनकर अपने कर्त्तव्यकार्यकी चिन्ता करने लगे ॥ १ ॥ यदि मै इस समय विषयसंगमें प्रवृत्त हूं तो मुनिगणोमें अवश्यही उपहासका भाजन

आनंदरसमूलंवैनान्यदस्तिसुखंकिल ॥ अतोस्माकंमहाराजवचनंकुरुसर्वथा ॥ ८७॥ निर्भरंसुखमासाद्यचरस्वगंधमादने॥ यदिवांछसिनाकं
त्वंनाऽधिकोगंधमादनात् ॥८८॥ रमस्वाऽत्रशुभेस्थानेप्राप्यसर्वाःसुरांगनाः ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेचतुर्थस्कंधेषष्ठोऽध्यायः ॥६॥
व्यासउवाच ॥ इत्याकर्ण्यवचस्तासांधर्मपुत्रःप्रतापवान् ॥ विमर्शमकरोच्चित्तेकिंकर्तव्यंमयाऽधुना ॥१॥ "हास्योऽहंमुनिवृन्देषुभविष्याम्यद्य
संगमात ॥" अहंकारादिदंप्राप्तंदुःखंनाऽत्रविचारणा ॥ मूलंधर्मविनाशस्यप्रथमंयदहंकृतिः ॥ २ ॥ मूलंसंसारवृक्षस्ययतःप्रोक्तोमहात्मभिः॥
दृष्ट्वामौनंसमाधायनस्थितोऽहंसमागतम् ॥ ३ ॥ वारांगनागणंजुष्टंतेनाऽऽसंदुःखभाजनम् ॥ उत्पादितास्तथानार्योमयाधर्मव्ययेनवै॥ ४ ॥
तास्तुमांबाधितुंवृत्ताःकामार्ताःप्रमदोत्तमाः ॥ ऊर्णनाभिरिवाद्याऽहंजालेनस्वकृतेनवै ॥ ५ ॥ बद्धोऽस्मिसुदृढेनाऽत्रकिंकर्तव्यमितःपरम् ॥
यदिचिंतांसमुत्सृज्यसंत्यजाम्यबलाइमाः ॥ ६ ॥ शप्त्वाभ्रष्टाश्चजिष्यंतिसर्वाभग्नमनोरथाः ॥ मुक्तोऽहंसंचरिष्यामिविजनेपरमंतपः ॥ ७ ॥

हूंगा और अहंकारही धर्मविनाशका आदि और प्रधानमूल है अहंकारसेही जो यह दुःख उपस्थित हुआ है इस विषयके विचारमें अब प्रयोजन नही है ॥ २ ॥
महात्मा महर्षिगण कहते है कि,अहंकारही संसाररूपी वृक्षकी जड है मैने वारांगनागणोंको देखकर मौनावलम्बनपूर्वक अवस्थान न किया ॥ ३ ॥वरन् उनसे बात
चीत इत्यादि की है इसीसे दुःखका भाजन हुआ विशेषतः धर्मव्यय करके स्त्रियोंको उत्पन्न किया है ॥ ४॥ इन्द्रकी भेजी यह उत्तम और मनोहर प्रमदागण कामा
तुर होकर तपोधर्षण तपके नाश करनेमे प्रवृत्त हुई हैं यदि अहंकारसे इनको उत्पन्न न करता तो मुझको यह दुःख उपस्थितही नहीं होता ! इस समय मै ऊर्णनाभ
(मकरी)के समान अपने बनाये दृढजालमे स्वयंही बँध गया अब मुझको क्या करना चाहिये ॥ ५॥ इन तपके नाशनेवाली स्त्रियोंके त्याग करनेमें क्या चिन्ता है
यह विचारकर यदि इन अबलागणोंको परित्याग करैं॥ ६॥तो यह भग्नमनोरथ हो केवल शाप देकर चलीजॉयगी तो शीघ्र भारीविपदसे छूटकर विजनस्थानकेमध्य

उत्तम तपस्या करनेमें समर्थ हूंगा॥७॥ अतएव क्रोध प्रगट करके इन सुन्दरीगणोंको परित्याग करूं व्यासजी बोले हे राजन्! नारायणमुनि॥८॥ सुखोत्पादनसाधनार्थ इसप्रकार चिन्ता करके फिर मनमें विचारने लगे कि, यह दूसरा महाशत्रु क्रोध त्रैलोक्यमें अत्यन्त सन्तापदायक है ॥ ९ ॥ यह कामसेभी अधिक बलवान् और लोभसे भी अत्यन्त दारुण है मनुष्यगण क्रोधयुक्त होकर प्राणविनाशिनी हिंसा करतेहैं॥१०॥ यहहिंसा नरकका बगीचा भूमिको दीर्घिकारूपिणी (बावडी) है और सब जीवोंको दुःख देनेवाली है जिसप्रकार वृक्षोंके संघर्षणसे अग्नि उत्पन्न होकर अपनी उत्पत्तिके कारण वृक्षोंकोही जलाती है ॥ ११ ॥ इसीप्रकार दारुण क्रोधभी देहसे उत्पन्नहोकर देहकोही जलाताहै. द्वैपायनने कहा नरनामक धर्मके छोटे पुत्रने भ्राताको इसप्रकार चिन्तातुर और दीनमन देखकर ॥१२॥यथार्थ वचन

तस्मात्क्रोधंसमुत्पाद्यत्यक्ष्यामिसुंदरीगणम् ॥ व्यासउवाच ॥ इतिसंचिंत्यमनसामुनिर्नारायणस्तदा ॥८॥ विमर्शंसकरोच्चित्तेसुखोत्पादनसाधने ॥ द्वितीयोऽयंमहाशत्रुःक्रोधःसंतापकारकः ॥ ९ ॥ कामादप्यधिकोलोकेलोभादपिचदारुणः ॥ क्रोधाभिभूतःकुरुतेहिंसांप्राणविघातिनीम् ॥ १० ॥ दुःखदांसर्वभूतानांनरकारामदीर्घिकाम् ॥ यथाऽग्निर्घर्षणाज्जातःपादपंप्रदहेत्तथा ॥ ११ ॥ देहोत्पन्नस्तथाक्रोधोदेहंदहतिदारुणः ॥ व्यासउवाच ॥ इतिसंचिंत्यमानंतंभ्रातरंदीनमानसम् ॥ १२ ॥ उवाचवचनंतथ्यंनरोधर्मसुतोऽनुजः ॥ नरउवाच ॥ नारायणमहाभागकोपंयच्छमहामते ॥ १३ ॥ शांतंभावंसमाश्रित्यनाशयाऽहंकृतिंपराम् ॥ पुराऽहंकारदोषेणतपोनष्टंकिलाऽवयोः ॥ १४ ॥ संग्रामश्चाभवत्ताभ्यांभावाभ्यामसुरेणह ॥ दिव्यवर्षसहस्रंतुप्रह्लादेनमहाऽद्भुतम् ॥ १५ ॥ दुःखंबहुतरंप्राप्तंतत्राऽऽवाभ्यांसुरोत्तम ॥ तस्मात्क्रोधंपरित्यज्यशांतोभवमुनीश्वर ॥ १६ ॥ "शांतत्वंतपसोमूलंमुनिभिःपरिकीर्तितम् ॥" व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाशांतोऽभूद्धर्मनंदनः ॥ जनमेजयउवाच॥ संशयोऽयंमुनिश्रेष्ठप्रह्लादेनमहात्मना ॥ १७ ॥ विष्णुभक्तेनशांतेनकथंयुद्धंकृतंपुरा ॥ कृतवंतौकथंयुद्धंनरनारायणावृषी ॥ १८ ॥

कहे नर बोले हे नारायण। आप महाभाग और महामति हैं ॥ १३ ॥ अतएव क्रोधभावको दूर कर शान्तभाव अवलम्बनपूर्वक दुर्द्धर्ष अहंकारका विनाश कीजिये। आपको क्या स्मरण नहीं है कि, पूर्वमें अहंकारके दोषसे ही हमारी तपस्या नष्ट हुई थी ॥ १४ ॥ और दिव्यसहस्र वर्षपर्यन्त असुरेन्द्र प्रह्लादके संग अत्यन्त अद्भुत संग्राम उपस्थित हुआ था॥ १५ ॥ हे सुरोत्तम। उसमें हमने अत्यन्त दुःख पाया था अतएव हे मुनीन्द्र! आप क्रोधभावको छोडकर शान्त भावका अवलम्बन कीजिये॥१६॥"मुनिगण कहते हैं कि,शान्तिही तपस्याकी एकमात्र मूलहै" व्यासजी बोले हे राजन्। नरऋषिके ये सब वचन सुनकर धर्मनन्दन नारायणने शान्तभावका अवलम्बन किया। जन्मेजयने कहा हे मुनीश्वर। महात्मा प्रह्लाद विष्णुभक्त और शान्तचित्तथे॥१७॥ पूर्वकालमें उनके संग किसप्रकार

युद्ध उपस्थित हुआ था ? नर नारायण दोनों ऋषियोंने किसप्रकार उनसे युद्ध किया था ? इस विषयमें मुझको अत्यन्त संशय उत्पन्न हुआहै ॥ १८॥ दोनों धर्मपुत्र तापस और शान्तचित्त थे इनके सहित दैत्यसुतका समागम किस प्रकार हुआ था ॥ १९ ॥ उन महात्माके संग दोनों ऋषियोंने किसप्रकार संग्राम किया था ? प्रह्लादभी अत्यन्त धार्मिक ज्ञानवान् और एकान्त विष्णुपरायण थे ॥ २० ॥ नरनारायणभी सत्वगुणसंपन्न तापस थे, अतएव प्रह्लादके संग यदि नरनारायणका वैरभाव उत्पन्न हुआ था ॥ २१ ॥ तो पहिले सत्ययुगके समयभी तपस्या धर्ममें केवल श्रममात्रही दिखाई देता है तथा जप और तप सभी वृथा बोध होताहै ॥ ॥२२॥ ऐसे तपस्वीभी क्रोधावृत और अहंकाराच्छन्न चित्तको नहीं जीतसके।क्योंकि अहंकारके अंकुर विनाक्रोध और मात्सर्यकभी उत्पन्न नहीं होसक्ता ॥२३॥

तापसौधर्मपुत्रौद्वौसुशांतमानसावुभौ ॥ समागमःकथंजातस्तयोर्दैत्यसुतस्यच ॥ १९ ॥ संग्रामस्तुकथंताभ्यांकृतस्तेनमहात्मना ॥ प्रह्लादोऽप्यतिधर्मात्माज्ञानवान्विष्णुतत्परः ॥२०॥ नरनारायणौतद्वत्तापसौसत्त्वसंस्थितौ ॥ तेनताभ्यांसमुद्भूतंवैरंयदिपरस्परम् ॥२१॥ तदातपसिधर्मेचश्रमएवहिकेवलम् ॥ क्वजपःक्वतपश्चर्यापुरासत्ययुगेपिच ॥ २२ ॥ तादृशैर्नजितंचित्तंक्रोधाऽहंकारसंवृतम् ॥ नक्रोधोनचमात्सर्यमहंकारांकुरंविना ॥ २३ ॥ अहंकारात्समुत्पन्नाःकामक्रोधादयःकिल ॥ वर्षकोटिसहस्रंतुतपःकृत्वाऽतिदारुणम् ॥ २४ ॥ अहंकारांकुरेजातेव्यर्थंभवतिसर्वथा ॥ यथासूर्योदयेजातेतमोरूपंनतिष्ठति ॥ २५ ॥ अहंकारांकुरस्याऽग्रेतथापुण्यंनतिष्ठति ॥ प्रह्लादोऽपिमहाभागहरिणासमयुध्यत ॥ २६ ॥ तदाव्यर्थंकृतंसर्वंसुकृतंकिलभूतले ॥ नरनारायणौशांतौविहायपरमंतपः ॥२७॥ कृतवंतौयदायुद्धंक्वशमःसुकृतंपुनः॥ईदृग्भ्यांसत्त्वयुक्ताभ्यामजेयायद्यहंकृतिः ॥ २८ ॥ मादृशानांचकावार्तामुनेऽहंकारसंक्षये ॥ अहंकारपरित्यक्तःकोऽप्यस्तिभुवनत्रये ॥ २९ ॥

अहंकारसेही काम क्रोधादि उत्पन्न होते हैं, कोटिसहस्रवर्ष कठिन तपस्या करकेभी ॥ २४ ॥ यदि अहंकारका अंकुर उत्पन्न हो तो वह संपूर्ण तप व्यर्थ होजाता है. जिसप्रकार सूर्यके उदय होनेपर अन्धकारका लेशमात्रभी नहीं रहसक्ता ॥२५॥ इसीप्रकार अहंकारके अंकुरका अग्रभाग उदित होनेसे किंचित भी पुण्य नहीं रहता प्रह्लादनेभी यदि बलवान् हरिके संग युद्ध किया था ॥२६ ॥ तब तौ पृथ्वीमें सुकृत सभी विफल होगया है. शान्तचित्त नर नरायण दोनों ऋषियोंने परम पदार्थ तपस्याको त्यागकर जब युद्ध कियाथा॥ २७॥तब शान्ति और सुकृति कहांरही?जब कि इसप्रकार सत्वगुणसंपन्न दोनों ऋषि अहंकारको नहीं जीतसके॥ २८॥ तो मेरे समान असारचित्त पुरुषोंके अहंकार नाश विषयमें फिर क्या कहना है ? इसप्रकार महान् व्याक्तिगण जब अहंकारसे मुक्त नहीं थे, तब तीनो भुवनोंमे

अहंकाररहित और कौन होसक्ता है?॥ २९॥मै निश्चय जानता हूं.इस विश्वमें अहंकारमुक्त कोई न हुआ न होगा.लोहेकी वेडी वा काष्ठकी वेडीसेभी मनुष्य मुक्त हो सक्ता है॥ ३०॥किन्तु एकवार अहंकारसे बांधनेपर फिर कभी उससे मुक्त नहीं होसक्ता यह स्थावर जंगमात्मक संपूर्ण जगत् अहंकारसे आवृत होकर॥ ३१॥ विष्ठामूत्रप्रदूषित इस संसारमें भ्रमण करता है अतएव इस मोहसे ढकेहुए संसारमें ब्रह्मज्ञान कहां है ?॥ ३२ ॥हे सुव्रत!मीमांसकगणोंका कर्मप्रधान मतही संगत और समीचीन दिखाई देता है.हे मुने ! जब प्रधान प्रधान पुरुषभी सदा काम क्रोधादिसे ग्रसित हुए है ॥ ३३ ॥ तब कलियुगमें मेरे समान लघुचित्तकी फिर बातही क्या है?व्यासजीने कहा हे भरतकुलभूषण ! कार्य कारणसे भिन्न है.यह किसप्रकार कह सक्ते है ॥३४॥ कटक और कुंडल उपाधिभेदसे भिन्न होनेपरभी दोनोंही

नभूतोभवितानैवयस्त्यक्तस्तेनसर्वथा ॥ मुच्यतेलोहनिगडैर्बद्धःकाष्ठमयैस्तथा ॥ ३० ॥ अहंकारनिबद्धस्तुनकदाचिद्विमुच्यते ॥ अहंकाराऽऽवृतंसर्वंजगत्स्थावरजंगमम् ॥ ३१ ॥ भ्रमत्येवहिसंसारेविष्ठामूत्रप्रदूषिते ॥ ब्रह्मज्ञानंकुतस्तावत्संसारेमोहसंवृते ॥३२ ॥ मतंमीमांसकानांवैसंमतंभातिसुव्रत ॥ महांतोऽपिसदायुक्ताःकामक्रोधादिभिर्मुने ॥ ३३ ॥ मादृशानांकलावस्मिन्काकथामुनिसत्तम ॥ व्यासउवाच ॥ कार्यंवैकारणाद्भिन्नंकथंभवतिभारत ॥ ३४ ॥ कटकंकुंडलंचैवसुवर्णसदृशंभवेत् ॥ अहंकारोद्भवंसर्वंब्रह्मांडंसचराचरम् ॥ ३५ ॥ पटस्तंतुवशःप्रोक्तस्तद्वियुक्तःकथंभवेत् ॥ मायागुणैस्त्रिभिःसर्वंरचितंस्थिरजंगमम् ॥ ३६ ॥ सतृणंस्तंबपर्यंतंकातत्रपरिदेवना ॥ ब्रह्माविष्णुस्तथारुद्रस्तेचाऽहंकारमोहिताः ॥ ३७ ॥ भ्रमंत्यस्मिन्महागाधेसंसारेनृपसत्तम॥वसिष्ठनारदाद्याश्चमुनयोज्ञानिनःपरम् ॥३८॥ तेऽभिभूताःसंसरंतिसंसारेऽस्मिन्पुनःपुनः॥नकोप्यस्तिनृपश्रेष्ठत्रिषुलोकेषुदेहभृत्॥३९॥एभिर्मायागुणैर्मुक्तःशांतआत्मसुखेस्थितः॥कामक्रोधौतथालोभोमोहोऽहंकारसंभवः॥४०॥

अपने कारण सुवर्णके समान हैं. यह सब चराचर ब्रह्माण्ड अहंकारसे उत्पन्न है॥ ३५॥वस्त्रका कारण तन्तु है अतएव वस्त्र जिसप्रकार तन्तुसे अभिन्न नहीं होसक्ता इसी प्रकार चराचरके सहित यह संपूर्ण ब्रह्माण्ड अहंकारसे उत्पन्न होकर किसप्रकार उससे मुक्त होसक्ता है ?छोटे तृणसे लेके स्तम्बपर्यन्त स्थावर जंगमात्मक यह संपूर्ण जगत् मायाके तीनगुणोसे विरचित है ॥३६॥ अतएव उसके मिथ्या होनेपर ज्ञानीगणोको उससे दुःखादि क्या है?हे नृपसत्तम!ब्रह्मा विष्णु और महादेवभी अहंकारसे मोहित होकर ॥३७॥इस अगाध संसार समुद्रमे भ्रमण करते हैं,वसिष्ठ नारदादि महाज्ञानी मुनियोने भी ॥ ३८ ॥ इस संसारमे वारंवार जन्म ग्रहण किया है और करते हैं,हे राजेन्द्र!इस त्रैलोक्यमंडलमे ऐसा कोई भी देहधारी नहीं है॥३९॥जो मायाके गुणोसे एकबारही मुक्त तथा शान्त और परमात्मसुखमें

अवस्थित होसके.हे नृपोत्तम! काम,क्रोध, लोभ और मोह सभी अहंकारसे उत्पन्न हैं ॥४०॥ यह देहधारियोंमें किसीकोभी परित्याग नहीं करते.संपूर्ण वेद शास्त्र अध्ययन और सब पुराणोंकी आलोचना॥४१॥तीर्थपर्यटन, दान, ध्यान और देवार्चना करके भी मनुष्यगण विषयासक्त होकर तस्करके समान सभी कर्म करते हैं॥४२॥वे कामान्ध मोहान्ध और मदान्ध होकर प्रथम कुछ भी विचार करनेमें समर्थ नहीं होते,हे कुरुनन्दन!इस संसारमें सत्य त्रेता और द्वापर॥४३॥इन तीनों युगोमे ही धर्म विद्ध और क्षत विक्षत हुआ है.अब कलिकालकी बात फिर क्या कहूं!इस कलियुगमें सदाही द्रोह लोभ और अमर्षादि वर्तमान रहताहै ॥ ४४ ॥ अतएव यह काल जो अतिशय दूषित होगा इसमें फिर बातही क्या है!इस कालमें मत्सरहीन क्रोधजित् अमर्षजित् साधुपुरुष अत्यन्त विरले हैं ॥ ४५ ॥ केवल आदर्श दिखानेके कोई कोई शान्तचित्त व्यक्ति वर्त्तमान रहते है.राजाने कहा हे मुने!जो मोहरहित जितेन्द्रिय और सदाचारसंपन्न हैं वेही धन्य और पुण्य

नमुंचंतिनरंसर्वदेहवंतंनृपोत्तम ॥ अधीत्यवेदशास्त्राणिपुराणानिविचिंत्यच ॥ ४१ ॥ कृत्वातीर्थाऽटनंदानंध्यानंचैवसुराऽर्चनम् ॥ करोतिविपयासक्तःसर्वकर्मचचौरवत् ॥४२॥ विचारयतिनोपूर्वकाममोहमदान्वितः ॥ कृतेयुगेऽपित्रेतायांद्वापरेकुरुनंदन ॥ ४३ ॥ विद्धोऽत्राऽस्तिचधर्मोऽपिकाकथाऽद्यकलौपुनः ॥ स्पर्धासदैवसद्रोहालोभामर्षाचसर्वदा ॥ ४४ ॥ एवंविधोस्तिसंसारोनाऽत्रकार्याविचारणा ॥ साधवोविरलालोकेभवंतिगतमत्सराः ॥४५॥ जितक्रोधाजितामर्षादृष्टांतार्थंव्यवस्थिताः ॥ राजोवाच ॥ तेधन्याःकृतपुण्यास्तेमदमोहविवर्जिताः ॥४६॥ जितेंद्रियाःसदाचाराजितंतैर्भुवनत्रयम् ॥ दुनोमिपातकंस्मृत्वापितुर्ममहात्मनः॥४७॥कृतस्तपस्विनःकंठेमृतसर्पोह्यघंविना ॥ अतस्तस्यमुनिश्रेष्ठभविताकिंममाग्रतः ॥४८॥ नजानेबुद्धिसंमोहात्किंवाकार्यंभविष्यति ॥ मधुपश्यतिमूढात्माप्रपातंनैवपश्यति ॥४९॥ करोतिनिंदितंकर्मनरकान्नबिभेतिच ॥ कथंयुद्धंपुरावृत्तंविस्तरात्तद्वदस्वमे॥५०॥प्रह्लादेनयथाचोग्रंनरनारायणस्यवै॥ प्रह्लादस्तुकथंयातःपातालात्तद्वदस्वमे॥५१॥

वान् हैं ॥ ४६ ॥ उन्होंनेही त्रैलोक्यको जीता है,हे मुनिवर! मेरे महात्मा पिताने जो कार्य किया इससे मैं दुःखी हूं ॥ ४७ ॥ विना अपराध तपस्वीके गलेमें मराहुआ सर्प डाला था,उनका वह पापकार्य स्मरण करके मैं अत्यन्त दुःखी और क्लिष्ट होता हूं, अतएव हे मुने!आप कहिये मै उसका क्या प्रतीकार करसक्ता हूं ॥४८॥हे भगवन्!बुद्धिदोषसे इस विषयमें क्या संघटित होगा सो मैं नहीं कह सक्ता? मूढात्मा मधुके लालचसे मधुही देखते हैं, सन्मुख जो प्राणसंहारक पर्वत पड़ा रहता है उसको वे बुद्धिके दोषसे कभी नहीं देखसक्ते ॥ ४९ ॥ इस प्रकार सब लोग निन्दितकर्म करते हैं और सन्मुख जो घोरतर भयंकर नरक रहता है उसको वे मोहके वशीभूत होकर नहीं देखते, अतएव उससे डरते भी नहीं सो जो हो, हे मुनीन्द्र!पूर्वकालमें किसप्रकार युद्ध हुआ सो कहो ॥५०॥ प्रह्लादके संग

नरनारायणका घोर युद्ध उपस्थित हुआ था ? यह आप विस्तारसहित मुझसे वर्णन कीजिये प्रह्लाद पातालतलसे सारस्वतमहातीर्थमें तथा पुण्यकर और पवित्र बदरिकाश्रममे किसलिये आये थे ? यह आप मुझसे कहिये. हे मुने ! शान्तचित्त मुनिवर नरनारायणने ॥ ५१ ॥ ५२ ॥ किसकारण प्रह्लादसे युद्ध किया था ? धन संपत्तिके लिये वा स्त्रीके लिये स्वभावसेही परस्पर विवाद होता है ॥ ५३ ॥ उक्त दोनो महर्षि वासनारहित थे तो किसलिये घोर संग्राममें प्रवृत्त हुए थे ? और प्रह्लादभी धर्मात्मा थे. वे जानते थे कि, नर नारायण दोनो मुनि सनातन देवता है ॥ ५४ ॥ तब उन्होने किस कारण उनसे युद्ध किया था ? हे ब्रह्मन् ! इसका कारण विस्तारसहित सुननेकी मुझको अत्यन्त वासना उत्पन्न हुई है ॥ ५५ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कंधे भाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

सारस्वतेमहातीर्थेपुण्येबदरिकाश्रमे ॥ नरनारायणौशांतौतापसौमुनिसत्तमौ ॥ ६२ ॥ कृतवंतौतथायुद्धंहेतुनाकेनमानद ॥ वैरंभवतिवित्तार्थं दारार्थंवापरस्परम् ॥ ६३ ॥ एषणारहितौकस्माच्चक्रतुःप्रधनंमहत् ॥ प्रह्लादोऽपिचधर्मात्माज्ञात्वादेवौसनातनौ ॥ ६४ ॥ कृतवान्सकथंयुद्धं नरनारायणौमुनी ॥ एतद्विस्तरतोब्रह्मञ्छ्रोतुमिच्छामिकारणम् ॥ ६५ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कंधे सप्तमोऽध्यायः ॥७॥

सूतउवाच ॥ इतिपृष्टस्तदाविप्रोराज्ञापारीक्षितेनवै ॥ उवाचविस्तरात्सर्वंव्यासःसत्यवतीसुतः ॥ १ ॥ जनमेजयोऽपिधर्मात्मानिर्वेदंपरमंग तः ॥ चित्तंदुश्चरितंमत्वावैराटीतनयस्यवै ॥ २ ॥ तस्यैवोद्धरणार्थायचकारसततंमनः ॥ विप्रावमानपापेनयमलोकंगतस्यवै ॥ ३ ॥ पुन्नाम नरकाद्यस्मात्त्रायतेपितरंस्वकम् ॥ पुत्रेतिनामसार्थंस्यात्तेनतस्यमुनीश्वराः ॥ ४ ॥ सर्पदष्टंनृपंश्रुत्वाहर्म्योपरिमृतंतथा ॥ विप्रशापादौत्तरेयं स्नानदानविवर्जितम् ॥५॥ पितुर्गतिंनिशम्याऽसौनिर्वेदंगतवान्नृपः ॥ पारीक्षितोमहाभागःसंतप्तोभयविह्वलः ॥ ६ ॥ पप्रच्छाऽथमुनिंव्यासं गृहागतमनिंदितः ॥ नरनारायणस्येमांकथांपरमविस्तृताम् ॥ ७ ॥

सूतजी बोले हे तापसगण ! परीक्षितके पुत्र जन्मेजयके इसप्रकार पूँछनेपर सत्यवतीके पुत्र विप्रोत्तम व्यासदेवजीने उन सब विषयोंको विस्तारसहित कहा था ॥ १ ॥ धर्मात्मा जन्मेजय उन सबको सुन, अपने पिता उत्तरातनय परीक्षित्‌का दुश्चरित समझ अत्यन्त दुःखको प्राप्त हुए थे ॥ २ ॥ उनके पिताने ब्राह्मणकी अपमानतास्वरूप पापाचरणके कारण यमलोकमे गमन किया. तिनका उद्धार करनेके लिये वह सदाही मनमे चिन्ता करते थे ॥ ३ ॥ ॥ हे ऋषिगण ! पुन्नामक नरकसे पिताकी रक्षा करनेके कारण आत्मजका पुत्र यह नाम हुआ है, अतएव जिस किसी उपायसे पिताकी रक्षा करनेसें आत्मजका "पुत्र" नाम सार्थक होता है ॥ ४ ॥ उत्तराके पुत्र राजा परीक्षितने ब्राह्मणके शापसे स्नानदानरहित हो महलके ऊपर प्राण परित्याग किया है॥ ५॥ पिताकी इस प्रकार दुर्गतिसुनकर परीक्षितपुत्र महाभाग नरपति जन्मेजय अत्यन्त संतप्त और भयसे विह्वल हो दुःखको प्राप्त हुए थे ॥ ६ ॥ फिर ऋषिश्रेष्ठ निर्मलात्मा व्यासदेवजीके घर आनेपर उन्होने उनसे नरनारायणकी

यह अत्यन्त विस्तृत कथा पूँछी थी ॥ ७ ॥ ऋषिवर व्यासदेवजी जन्मेजयके प्रश्न सुनकर कहने लगे हे नृपते ! जब अत्यन्त उग्रवीर्य असुरराज हिरण्यकशिपु मारागया तब प्रह्लादनामक उसका पुत्र उस राज्यमें अभिषिक्त हुआ ॥ ८ ॥ देवता और ब्राह्मणोंका पूजनेवाला वह दैत्यश्रेष्ठ राज्यशासन करनेलगा, तब पृथ्वीतलमे वास करनेवाले राजागण श्रद्धायुक्त हो अनेक प्रकारके यज्ञोंका अनुष्ठान करके देवताओंको तृप्त करने लगे ॥ ९ ॥ उसके राजत्वकालमें ब्राह्मणगण तपस्या धर्म और तीर्थयात्रामें निरत, वैश्यगण व्यापारादि अपने अपने कार्यमें आसक्त और शूद्रगण सेवामें मन लगाते हुए ॥ १० ॥ हरिके अवतार नृसिंहदेवने दैत्यराज प्रह्लादको पातालतलमे स्थापित किया था, प्रह्लाद उस स्थानपरही प्रजापालनमें निरत रहकर राज्य करते थे ॥ ११ ॥ किसी समय भृगके पुत्र महातपा च्यवन मुनि नर्मदाके जलमें स्नान करनेको व्याहृतीश्वर नामक तीर्थमें गये थे ॥ १२ ॥ उस स्थानमें महानदी रेवाको देखकर उसमें उतर रहे थे इसी समयमें एक भयानक

व्यासउवाच॥ सयदानिहतोरौद्रोहिरण्यकशिपुर्नृप ॥ अभिषिक्तस्तदाराज्येप्रह्लादोनामतत्सुतः ॥८॥ तस्मिञ्छासतिदैत्येंद्रेदेवब्राह्मणपूजके ॥ मखैर्भूम्यांनृपतयोयजंतःश्रद्धयान्विताः ॥ ९ ॥ ब्राह्मणाश्चतपोधर्मतीर्थयात्राश्चकुर्वते ॥ वैश्याश्चस्वस्ववृत्तिस्थाःशूद्राःशुश्रूषणेरताः ॥ १० ॥ नृसिंहेनचपातालेस्थापितःसोऽथदैत्यराट् ॥ राज्यंचकारतत्रैवप्रजापालनतत्परः ॥ ११ ॥ कदाचिद्भृगुपुत्रोऽथच्यवनाख्योमहातपाः ॥ जगामनर्मदांस्नातुंतीर्थंवैव्याहृतीश्वरम् ॥ १२ ॥ रेवांमहानदींदृष्ट्वाततस्तस्यामवातरत् ॥ उत्तरंतंप्रजग्राहनागोविषभयंकरः ॥ १३ ॥ गृहीतोभयभीतस्तुपातालेमुनिसत्तमः ॥ सस्मारमनसाविष्णुंदेवदेवंजनार्दनम् ॥ १४ ॥ संस्मृतेपुण्डरीकाक्षेनिर्विषोऽभून्महोरगः ॥ नप्राप च्यवनोदुःखंनीयमानोरसातलम् ॥ १५ ॥ द्विजिह्वेनमुनिस्त्यक्तोनिर्विण्णेनाऽतिशंकिना ॥ मांशपेतमुनिःक्रुद्धस्तापसोऽयंमहानिति ॥१६॥ चचारनागकन्याभिःपूजितोमुनिसत्तमः ॥ विवेशाप्यथनागानांदानवानांमहत्पुरम् ॥ १७ ॥ कदाचिद्भृगुपुत्रंतंविचरंतंपुरोत्तमे ॥ ददर्श दैत्यराजोसौप्रह्लादोधर्मवत्सलः ॥ १८ ॥ दृष्ट्वातंपूजयामाससमुनिंदैत्यपतिस्तदा ॥ पप्रच्छकारणंकिंतेपातालागमनेवद ॥ १९ ॥

सर्पने आनकर उनको ग्रहण किया ॥ १३ ॥ उन मुनिसत्तमने नागद्वारा ग्रसित हो, पातालतलमे पहुँच अत्यन्त भयसे मनमें भगवान् देवदेव जनार्दन विष्णुका स्मरण किया था ॥ १४ ॥ पुण्डरीकाक्षका स्मरण करनेसे वह महासर्प निर्विष होगया था, इसलिये मुनिवर पातालमें पहुँचकरभी विषजनित किसप्रकारके दुःखको प्राप्त नहीं हुए थे ॥ १५ ॥ तब सर्पराजने मुनिवरके प्रभावको जाना "फिर ये तपस्वी मुझको शाप देगे" इस भयसे अत्यन्त शंकित और दुःखयुक्त हो उनको छोड दिया ॥१६॥ मुनिसत्तम च्यवन नागकन्याओंसे पूजित वहां विचरण करने लगे, फिर एक समय नाग और दानवगणोंके परममनोहर पुरमें गये ॥ १७ ॥ भृगुनंदन च्यवन किसी समय अन्तपुरमें विचरण कर रहे थे, इसी समयमें दैत्यराज धर्मवत्सल प्रह्लादने उनको देखा ॥ १८ ॥ दैत्यराजने उनको

पूछा॥ १९ ॥प्रह्लादने उनसे कहा हे द्विजोत्तम ! आप क्या इन्द्रके भेजे यहां आये
देखकर उस समय उनकी पूजा करी और फिर उनसे पातालमें आनेका कारण पूछा॥ १९ ॥प्रह्लादने उनसे कहा हे द्विजोत्तम ! आप क्या इन्द्रके भेजे यहां आये
है ? सो सत्य कहिये. मुझको बोध होता है कि दैत्यविद्वेषी इन्द्रनेही आपको मेरा राज्य देखनेके लिये भेजा है॥ २० ॥च्यवनने कहा हे राजन् ! इन्द्रके संग मेरा कोई
भी कार्य और संगति नहीं है, उनका भेजा दूतकार्य करनेके लिये मैं आपकी नगरीमें क्यों आऊंगा ? ॥ २१ ॥ आप मुझको धर्मतत्पर ज्ञाननेत्र भृगुका पुत्र च्यवन
जानिये. हे दैत्येन्द्र ! इन्द्रका भेजा हुआ जानकर किसी प्रकारकी शंका न कीजिये॥ २२ ॥हे राजेन्द्र ! मैंने स्नान करनेके लिये नर्मदाके पवित्रतीर्थमें जाय नदीके
जलमें उतर रहा था, इसी अवसरमें एक सर्पने मुझको पकड़लिया ॥ २३ ॥ तब मैंने विष्णुका स्मरण किया. विष्णुका स्मरण करनेसे सर्पने निर्विष होकर मुझे

प्रेषितोऽसिकिमिंद्रेणसत्यंब्रूहिद्विजोत्तम ॥ दैत्यविद्वेषयुक्तेनममराज्यदिदृक्षया ॥२०॥ च्यवनउवाच ॥ किंमेमघवताराजन्यदहंप्रेषितःपुनः ॥
दूतकार्यप्रकुर्वाणःप्राप्तवान्नगरेतव॥२१॥विद्धिमांभृगुपुत्रंतंस्वनेत्रंधर्मतत्परम् ॥ माशंकांकुरुदैत्येंद्रवासवप्रेषितस्यवै॥२२॥स्नानार्थंनर्मदांप्राप्तः
पुण्यतीर्थेनृपोत्तम॥नद्यामेवावतीर्णोऽहंगृहीतश्चमहाऽहिना॥२३॥जातोऽसौनिर्विषःसर्पोविष्णोःसंस्मरणादिव॥ मुक्तोऽहंतेननागेनप्रभावात्स्मर
णस्यवै॥२४॥अत्राऽऽगतेनराजेंद्रमयाऽऽप्तंतवदर्शनम्॥विष्णुभक्तोऽसिदैत्येंद्रतद्भक्तंमांविचिन्तय॥२५॥व्यासउवाच॥ तन्निशम्यवचःश्लक्ष्णंहि
रण्यकशिपोःसुतः॥पप्रच्छपरयाप्रीत्यातीर्थानिविविधानिच ॥ २६॥ प्रह्लादउवाच॥पृथिव्यांकानितीर्थानिपुण्यानिमुनिसत्तम॥पातालेचतथा
ऽऽकाशेतानिनोवदविस्तरात् ॥ २७ ॥ च्यवनउवाच ॥ मनोवाक्कायशुद्धानांराजंस्तीर्थंपदेपदे ॥ तथामलिनचित्तानांगंगापिकीकटाऽधिका
॥२८॥ प्रथमंचेन्मनःशुद्धंजातपापविवर्जितम् ॥ तदातीर्थानिसर्वाणिपावनानिभवंतिवै ॥२९॥ गंगातीरेहिसर्वत्रवसंतिनगराणिच ॥ व्रजाश्चै
वाकराग्रामाःसर्वेखेटास्तथापरे ॥ ३० ॥

छोड़ दिया है ॥ २४ ॥ हे राजेन्द्र ! यहां आनकर आपका दर्शन पाया. आप विष्णुके भक्त हैं मुझको भी उन्हीं विष्णुका भक्त जानिये ॥ २५॥ व्यासजी बोले
हे राजन् ! हिरण्यकशिपुके पुत्र प्रह्लादने उसके इसप्रकार मीठे वचन सुनकर परम प्रीतिसहित उनसे अनेक तीर्थोंका विषय पूछा ॥ २६ ॥ प्रह्लादने कहा हे मुनि
सत्तम ! पृथ्वीतलमें, पातालमें, अथवा आकाशमंडलमे कौन कौन तीर्थ पुण्यदायक है ? उन सबका मुझसे विस्तारसहित वर्णन कीजिये ॥ २७॥ च्यवनने कहा हे राजेन्द्र!
जिसका देह, वाक्य और मन विशुद्ध होगया है, उसको पदपदमें ही तीर्थ है, जिसका चित्त मलीन है उसको गंगाभी कीकटदेशसे अधिक कही गई हैं ॥ २८ ॥ यदि
प्रथम मन पापरहित और विशुद्ध हो तो उसके पक्षमें सब तीर्थही पवित्रकर होते हैं ॥ २९॥ हे दैत्यसत्तम ! गंगातीरमें अनेक नगर, वसति, व्रज वा गोष्ठ; आकर,

ग्राम, क्षुद्रपल्ली, छोटे गाम॥ ३ ० ॥निषादनिवास और कैवर्त्तनिवास हूण, म्लेच्छ जाति वङ्गजाति खस (जातिविशेष) अधिक क्या म्लेच्छगणोंके अनेक वासस्थान रहते है ॥ ३ १ ॥ वहांके निवासी मनुष्यगण अपनी इच्छानुसार सदाही ब्रह्मोपम गंगाजल पान करते हैं. और उसी जलमें स्नानादि करते है ॥ ३ २॥ हे राजेन्द्र ! उन सबमें कोई भी विशुद्धात्मा नहीं हो सक्ता तो देखिये जिसका चित्त विषयोंमें आसक्त है, सुतरां जो विनष्टचित्त होरहा है उसको फिर तीर्थका क्या फल होसक्ता है ? ॥ ३ ३ ॥ तीर्थादि धर्मकर्मविषयमे मनको ही प्रधान कारण जानना चाहिये. अन्य कुछभी नही है जो शुद्धिकी कामना करते है मनको शुद्ध करनाही उनका प्रधान कर्त्तव्य है ॥ ३ ४ ॥ तीर्थवासी पुरुषगण तीर्थस्थानमें अन्यव्यक्तिको छलकर महापापी होते है. तीर्थस्थानमें पापाचरण करनेपर वह फिर नष्ट नहीं

निषादानांनिवासाश्चकेवर्तानांतथापरे ॥ हूणवंगखसानांचम्लेच्छानांदैत्यसत्तम ॥३१॥ पिबंतिसर्वदागांगंजलंब्रह्मोपमंसदा ॥ स्नानंकुर्वंतिदैत्येंद्रत्रिकालंस्वेच्छयाजनाः ॥ ३२ ॥ तत्रैकोऽपिविशुद्धात्मानभवत्येवमारिष ॥ किंफलंतार्हितीर्थस्यविपयोपहतात्मसु ॥ ३३ ॥ कारणंमनएवाऽत्रनान्यद्राजन्विचिन्तय ॥ मनःशुद्धिःप्रकर्तव्यासततंशुद्धिमिच्छता ॥ ३४ ॥ तीर्थवासीमहापापीभवेत्तत्रान्यवंचनात् ॥ तत्रैवाऽऽचरितंपापमानंत्यायप्रकल्पते ॥ ३५ ॥ यथेंद्रवारुणंपक्वंमिष्टंनैवोपजायते ॥ भावदुष्टस्तथातीर्थेकोटिस्नातोनशुध्यति ॥ ३६ ॥ प्रथमंमनसःशुद्धिःकर्तव्याशुभमिच्छता ॥ शुद्धेमनसिद्रव्यस्यशुद्धिर्भवतिनान्यथा ॥ ३७ ॥ तथैवाऽऽचारशुद्धिःस्यात्ततस्तीर्थंप्रसिध्यति ॥ अन्यथातुकृतंसर्वंव्यर्थंभवतितत्क्षणात् ॥ ३८ ॥ "हीनवर्णस्यसंसर्गंतीर्थंगत्वासदात्यजेत्"॥ भूतानुकंपनंचैवकर्तव्यंकर्मणाधिया ॥ यदिपृच्छसिराजेंद्रतीर्थंवक्ष्याम्यनुत्तमम् ॥ ३९ ॥ प्रथमंनैमिषंपुण्यंचक्रतीर्थंचपुष्करम् ॥ अन्येषांचैवतीर्थानांसंख्यानास्तिमहीतले ॥ ४० ॥

होता बरन वह पाप अनन्त और अक्षय होता है ॥ ३५ ॥ जिसप्रकार इन्द्रवारुणीका फल पकनेपर भी मीठा नहीं होसक्ता, इसीप्रकार जिसके चित्तका भाव दूपित है वह करोड़बार तीर्थके जलमें स्नान करनेसेभी शुद्ध नहीं होता ॥ ३६ ॥ जो कल्याणकी कामना करते हैं पहिले मन शुद्ध करनाही उनका कर्त्तव्य है, मन शुद्ध होनेपर फिर द्रव्यशुद्धि ॥ ३७ ॥ तदनन्तर आचारशुद्धि और तदुपरान्त तीर्थभ्रमण सिद्ध होता है. इसके अन्यथा होनेसे तत्काल समस्त व्यर्थ हो जाता है ॥ ३८ ॥ तीर्थमे जाकर हीनवर्णके सहित संसर्ग छोड़ बुद्धि और कर्मद्वारा जीवगणोके प्रति दया प्रकाश करनी चाहिये. हे राजेन्द्र ! आपने पुण्यतीर्थकी कथा पूछी है अतएव मैं अतिउत्तम सब तीर्थोंकी कथा आपसे कहताहुं श्रवण कीजिये ॥ ३९ हे नृप ! पुण्यदायक नैमिषारण्यही प्रथम

है फिर चक्रतीर्थ और तदुपरान्त पुष्करतीर्थ है इनके अतिरिक्त पृथ्वीतलमें अन्यान्य अनेक तीर्थ हे उनकी गिनती नहीं है ॥ ४० ॥ हे नृपोत्तम ! इनके अतिरिक्त भूमण्डलमें अनेक पवित्र स्थान भी विद्यमान है, व्यासजी बोले हे राजन् ! दैत्यराज प्रह्लादने उनका यह वचन सुन नैमिषारण्यमे जानेके लिये उद्यतहो॥ ॥ ४१ ॥ प्रसन्नतापूर्वक दैत्यगणोसे चलनेको कहा, प्रह्लाद बोले हे महाभाग गण ! तुमलोग सब उठो हम सब अभी नैमिषारण्यमे जायंगे॥ ४२ ॥पुण्डरीकाक्ष पीत वासा अच्युतदेवके दर्शनकर चरितार्थ होगे, व्यासजीने कहा हे राजन् ! विष्णुभक्त प्रह्लादने जब इसप्रकार कहा तब सब दानवगण मुदितमनहो ॥ ४३॥ उनके संग पातालसे निकले उन महाबल दैत्य और दानवगणोंने मिलकर ॥ ४४ ॥ प्रसन्नचित्तसे वहांजाय स्नान किया था प्रह्लादने उसतीर्थमे दैत्यगणोके सहित विचरण करते

पावनानिचस्थानानिबहूनिनृपसत्तम ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंराजानैमिषंगंतुमुद्यतः ॥ ४१ ॥ नोदयामासदैत्यान्वैहर्षनिर्भरमानसः ॥ प्रह्लादउवाच ॥ उत्तिष्ठंतुमहाभागागमिष्यामोऽद्यनैमिषम् ॥ ४२ ॥ द्रक्ष्यामःपुंडरीकाक्षंपीतवाससमच्युतम् ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्ताविष्णुभक्तेनसर्वेतेदानवास्तदा ॥ ४३ ॥ तेनैवसहपातालान्निर्ययुःपरयामुदा ॥ तेसमेत्यचदैतेयादानवाश्चमहाबलाः ॥ ४४ ॥ नैमिषारण्यमासाद्यस्नानंचक्रुर्मुदान्विताः ॥ प्रह्लादस्तत्रतीर्थेषुचरन्दैत्यैःसमन्वितः ॥ ४५ ॥ सरस्वतींमहापुण्यांददर्शविमलोदकाम् ॥ तीर्थे तत्रनृपश्रेष्ठप्रह्लादस्यमहात्मनः ॥ ४६ ॥ मनःप्रसन्नंसंजातंस्नात्वासारस्वतेजले ॥ विधिवत्तत्रदैत्येंद्रःस्नानदानादिकंशुभे ॥ ४७ ॥ चकारातिप्रसन्नात्मातीर्थेपरमपावने ॥ इतिश्रीदे०भा०म०चतुर्थस्कंधेऽष्टमोध्यायः ॥ ८॥ व्यासउवाच ॥ कुर्वंस्तीर्थविधिंतत्रहिरण्यकशिपोःसुतः॥ न्यग्रोधंद्रुमहच्छायमपश्यत्पुरतस्तदा ॥ १ ॥ ददर्शबाणानपरान्नानाजातीयकांस्तदा ॥ गृध्रपक्षयुतांस्तीव्राञ्छिलाधौतान्महोज्ज्वलान् ॥ ॥ २ ॥ चिंतयामासमनसायस्येमेविशिखास्त्विह ॥ ऋषीणामाश्रमेपुण्येतीर्थेपरमपावने ॥ ३ ॥ एवंचिंतयताऽनेनकृष्णाजिनधरोमुनी ॥ समुन्नतजटाभारोदृष्टोधर्मसुतोतदा ॥ ४ ॥

करते॥ ४५॥महापुण्यदायक निर्मल जलवाली सरस्वती नदीका दर्शन किया हे नरेन्द्र ! सरस्वतीके विमल जलमें ॥ ४६॥ स्नानकरके महात्मा प्रह्लादका मन प्रसन्न हुआ, दैत्यराजने प्रसन्नहोकर उसकल्याणप्रद परमपवित्र तीर्थमें स्नान दानादि कर्म विधिपूर्वक समापनकियाथा ॥ ४७॥ इसतीर्थमे प्रह्लाद बहुत प्रसन्नतासे सब कार्य करते हुए॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कंधे भाषाटीकायामष्टमोध्यायः ॥८॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! हिरण्यकशिपुके पुत्र प्रह्लादने उस स्थानमें विधि पूर्वक तीर्थक्रिया करते करते पुरोभागमे छायाप्रधान एक वटका वृक्षदेखा॥ १॥फिर वहां गृध्रपक्षयुक्त,शाणित(धारवाले,) सुतीक्ष्ण महोज्ज्वल बाणोंको सुसज्जित देख ॥२॥ मनमे चिन्ता करने लगे कि, इस परमपवित्र पुण्यतीर्थरूप ऋषियोंके आश्रममे किसके शर रक्षित हैं ॥ ३ ॥ प्रह्लाद मनमें इसप्रकार चिन्ता करतेही

थे कि इसी समय उन्होंने कृष्णाजिनधारी, ऊंची जटाआदि धारणकिये धर्मपुत्र दोनों मुनिनरनारायणको ॥ ४ ॥ और उनके अग्रभागमें शास्त्रोक्तलक्षणयुक्त सुशो भित शार्ङ्ग और आजगवनामक दो धनुप तथा अक्षय तरकस रक्खेहुए देख॥ ५॥ धर्मपुत्र महाभाग नर नारायण दोनों ऋपि ध्यानमें स्थितथे. असुरपालक प्रह्लाद उस समय उनको देख ॥ ६ ॥ क्रोधसे लाल लाल नेत्र करके कहने लगे हे दोनों तपस्वियो ! तुम्हारे मनमें क्या धर्मविनाशक दम्भने प्रवेश कियाहै ? ॥ ७ ॥ आपने कभी देखा वा सुना नहीं है कि, इस संसारमें सतयुगके समय तपाचरण और उग्रशरासन धारण॥ ८॥ इन दोनोंका अत्यन्त विरोध है. यह कलिकालके उपयुक्त है, सतयुगमें इन दोनोंका अनुष्ठान किसप्रकार संगत होसक्ता है ? तपाचरणही ब्राह्मणके उपयुक्त धर्महै. तब आप चापक्यों धारण करतेहैं?॥ ९॥ मस्तकमें जटाभाग धारण करना कहां ? और विडम्बनास्वरूप धनुप बाण धारण करना कहां ? अतएव आपको दिव्यभावयुक्त होकर धर्मका आचरण करनाही युक्तिसंगत बोधहोता है ॥ १०॥ व्यासजी बोले हे भरतकुलभूषण ! मुनिवर नरने प्रह्लादके इसप्रकार वचन सुनकर कहा हे दैत्येन्द्र ! हमारी इस तपस्याके विषयमें तुमको वृथा इतनी चिन्ता क्यों हुई है ? ॥ ११ ॥ जिसको सामर्थ्य है वह सबसेही सपन्न होता है हे मन्दबुद्धे ! हम इन दोनों कार्योंमें ही भली भाँति समर्थ हैं, यह तीनों लोकमें ही विख्यात है॥ १२॥ हमको युद्ध और तपस्या इन दोनों कार्योंमेही सामर्थ्य है तुम इस विषयमें क्या करोगे ? यह मार्ग स्वच्छ पडाहै, जहां इच्छाहो वहां चले जाओ. इस स्थानमें किसकारण श्लाघा प्रकाश करते हो ? ॥ १३ ॥ तुम मूढबुद्धि होकर ब्रह्मतेजको किस प्रकार जानसक्ते हो?तुमको जानना चाहिये कि जो सुखलाभ करनेकी अभिलाषा करते हैं, उनको ब्राह्मणसंबंधीय किसी विषयका विचार करनाभी उचित नहीं है ॥ १४॥ प्रह्लादने कहा हे दोनों तपस्वियो ! तुम मंदबुद्धि

तयोरग्रेधृतेशुभ्रेधनुषीलक्षणान्विते ॥ शार्ङ्गमाजगवंचैवतथाऽक्षय्यौमहेषुधी ॥ ५ ॥ ध्यानस्थौतौमहाभागौनरनारायणावृषी ॥ दृष्ट्वाधर्मसुतौ तत्रदैत्यानामधिपस्तदा ॥ ६ ॥ क्रोधरक्तेक्षणस्तौतुप्रोवाचाऽसुरपालकः ॥ किंभवद्भ्यांसमारब्धोदंभोधर्मविनाशनः ॥७॥ नश्रुतंनैवदृष्टंहिसं सारेऽस्मिन्कदाऽपिहि ॥ तपसश्चरणंतीव्रंतथाचापस्यधारणम् ॥८॥ विरोधोऽयंयुगेचाऽऽद्येकथंयुक्तंकलिप्रियम्॥ ब्राह्मणस्यतपोयुक्तंतत्रकिंचा पधारणम्॥ ९॥ क्वजटाधारणंदेहेक्वेषुधीचविडंबनौ॥धर्मस्याऽऽचरणंयुक्तंयुवयोर्दिव्यभावयोः॥ १०॥व्यासउवाच॥इतितस्यवचःश्रुत्वानरःप्रोवा चभारत॥कातेचिंताऽत्रदैत्येंद्रवृथातपसिचाऽऽवयोः ॥ ११॥ सामर्थ्येसतियःकुर्यात्तत्संपद्येततस्यहि॥ आवांकार्यद्वयेमंदसमर्थौलोकविश्रुतौ ॥ ॥ १२॥युद्धेतपसिसामर्थ्यंत्वंपुनःकिंकरिष्यसि॥ गच्छमार्गेयथाकामंकस्मादत्रविकत्थसे॥ १३॥ब्रह्मतेजोदुराराध्यंनत्वंवेदविमोहितः ॥ विप्रच र्चानकर्तव्याप्राणिभिःसुखमीप्सुभिः ॥ १४॥ प्रह्लादउवाच ॥ तापसौमंदबुद्धीस्थोमृषावांगर्वमोहितौ॥मयितिष्ठतिदैत्येंद्रेधर्मसेतुप्रवर्तके॥ १५॥

और वृथागर्वसे मोहित हो, धर्मसेतुके प्रवर्त्तक दैत्यराज मेरे इस तीर्थमें विद्यमान रहते ॥ १५ ॥ यहां अधर्माचरण युक्तियुक्त नहीं होसकता हे तपोधन ! तुम्हारी युद्धके विषयमें क्या शक्ति है वह अभी मुझको दिखाओ ॥ १६ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! मुनिवर नरने प्रह्लादके यह वचन सुनकर कहा, यदि तुम्हारी इसी प्रकार बुद्धि उत्पन्न हुई है तो मुझसे अभी युद्ध करो ॥ १७ ॥ हे असुराधम ! अभी युद्ध करके मैं तेरा मस्तक विदीर्ण कर डालूंगा तो फिर तेरी कभी युद्ध करनेकी अभिलाषा नहीं होगी, व्यासजीने कहा हे राजन् ! महाबलशाली दैत्यराज प्रह्लादने उनका वचन सुन,कुपित हो ॥ १८ ॥ यह प्रतिज्ञा करी कि जिस किसी उपायसे इन तपस्वी नरनारायण॥ १९॥दोनो ऋषियोंको युद्धमें पराजित करूंगा,व्यासजी बोले तदनन्तर दैत्यराजने शरासन ग्रहणकर॥ २०॥शीघ्र आकर्षणपूर्वक

नयुक्तमेतत्तीर्थेऽस्मिन्नधर्माऽऽचरणंपुनः ॥ काशक्तिस्तवयुद्धेऽस्तिदर्शयाऽद्यतपोधन ॥१६॥ व्यासउवाच॥ तदाऽऽकर्ण्यवचस्तस्यनरस्तंप्रत्युवाचह ॥ युध्यस्वाऽद्यमयासार्धयदितेमतिरीदृशी ॥१७॥ अद्यतेस्फोटयिष्यामिमूर्धानमसुराधम॥"युद्धेश्रद्धानतेपश्चाद्भविष्यतिकदाचन"॥व्यासउवाच ॥ तन्निशम्यवचस्तस्यदैत्येंद्रःकुपितस्तदा॥१८॥प्रह्लादोबलवानत्रप्रतिज्ञामारुरोहसः॥ येनकेनाप्युपायेनजेष्यामितावुभावपि॥१९॥ नरनारायणौदांतावृषीतपिसमन्वितौ ॥ व्यासउवाच॥ इत्युक्त्वावचनंदैत्यःप्रतिगृह्यशरासनम् ॥२०॥ आकृष्यतरसाचापंज्याशब्दंचचकारह ॥ नरोपिधनुरादायशरांस्तीव्राञ्छिलाशितान् ॥२१॥ मुमोचबहुशःक्रोधात्प्रह्लादोपरिपार्थिव॥२२॥ तान्दैत्यराजस्तपनीयपुंखैश्चिच्छेदबाणैस्तरसासमेत्य॥समीक्ष्यछिन्नांश्चनरःस्वसृष्टानन्यान्मुमोचाऽऽशुरुपान्वितोवै ॥२३॥ दैत्याऽधिपस्तानपितीव्रवेगैश्छित्त्वाजघानोरसितंमुनींद्रम्॥नरोऽपितंपञ्चभिराशुगैश्चक्रुद्धोहनदैत्यपतिंबाहुदेशे॥२४॥सेंद्राःसुरास्तत्रतयोर्हियुद्धंद्रष्टुंविमानैर्गगनस्थिताश्च ॥ नरस्यवीर्यंयुधिसंस्थितस्यतेतुष्टुवुर्दैत्यपतेश्चभूयः॥२५॥ववर्षदैत्याधिपआत्तचापःशिलीमुखानंबुधरोयथापः॥आदायशार्ङ्गंधनुरप्रमेयंमुमोचबाणाञ्छितहेमपुंखान् २६

प्रत्यंचाका शब्द किया,हे राजेन्द्र! तिस काल ऋषिवर नर भी शरासन ग्रहण कर क्रोधयुक्त हो अनेक शिलापर पैनाये॥ २१ ॥सब अस्त्र प्रह्लादके ऊपरनिक्षेप करने लगे ॥२२॥ अनन्तर दैत्यपति प्रह्लादने शीघ्रतासहित स्वर्णपुंखबाणोंसे नरके चलाये सब बाणोंको छिन्न भिन्न कर डाला । तब ऋषिवर नर अपने चलाये सब बाणोंको कटता देखकर क्रोधयुक्त हुए और अन्यान्य अनेक बाणोंकी वर्षा करनेलगे ॥ २३ ॥ तब दैत्याधिपति प्रह्लादने तीव्रवेगी बाणोंसे उन सब बाणोंको काटकर उन मुनिवरके उरस्थलमें आघात किया और नरने भी क्रोधित होकर पांच बाणोंसे दैत्यराजकी दोनों भुजा विंध डालीं॥ २४ ॥उनका युद्ध देखनेके लिये इन्द्रादि देवतागण विमानमें बैठ आकाशमण्डलमें स्थिति कर कभी नर ऋषिकी और कभी प्रह्लादकी प्रशंसा करने लगे ॥ २५॥ दैत्यराज चाप ग्रहण कर, मेघ

जिसप्रकार पर्वतके शृंगपर जलकी वर्षा करते हैं, इसीप्रकार नरके ऊपर अत्यन्त क्रोधयुक्त हो अनेक भाँतिके अस्त्रोंकी वर्षा करनेलगा. हे महाराज ! उस समय मुनिवर नर प्रह्लादके बाणोंसे विद्ध होकर अत्यन्त ग्लानियुक्त हुए. तब नारायण नरको क्लांत देखकर अत्यन्त रुष्ट हुए और अप्रमेय शार्ङ्ग शरासन धारणकर स्वर्ण पुंख बाणोंकी वर्षा करने लगे॥ २६॥ हे पृथ्वीन्द्र ! तिसकाल परस्पर जयकी इच्छा करनेवाले नारायण और प्रह्लादका तुमुल संग्राम उपस्थित हुआ. देवतागण आकाशमार्गमें अवस्थिति करके उनके ऊपर प्रसन्नचित्तसे फूलोंकी वर्षा करने लगे ॥ २७ ॥ दैत्यराज प्रह्लाद अत्यन्त कुपित होकर अत्यन्त तीव्र वेगसे अस्त्रोंका निक्षेप करने लगा. धर्मपुत्र नारायणने धनुषसे छोड़े हुए तीक्ष्ण अस्त्रोंके द्वारा तत्काल उन सब अस्त्रोंको काट डाला ॥ २८ ॥ तदनन्तर प्रह्लाद तीक्ष्ण बाणोंके द्वारा युद्धमें अटल उन वीरवरधर्मपुत्र नारायणपर बाण बरसाने लगे. नारायणनेभी शिलापर पैनाये बाणोंको वेगसहितचलाकर॥ २९॥आगे स्थित दैत्यपतिकोपीड़ित

बभूवयुद्धंतुमुलंतयोस्तुजयैषिणोःपार्थिवदेवदैत्ययोः ॥ ववर्षुराकाशपथेस्थितास्तेपुष्पाणिदिव्यानिप्रहृष्टचित्ताः ॥ २७ ॥ चुकोपदैत्याधिपतिर्हरोसमुमोचबाणानतितीव्रवेगान् ॥ चिच्छेदतान्धर्मसुतःसुतीक्ष्णैर्धनुर्विमुक्तैर्विशिखैस्तदाऽऽशु ॥ २८ ॥ ततोनारायणंबाणैःप्रह्लादश्चाऽतिकर्पितैः ॥ ववर्षसुस्थितंवीरंधर्मपुत्रंसनातनम् ॥ नारायणोऽपितंवेगान्मुक्तैर्बाणैःशिलाशितैः ॥ २९ ॥ ततोदाऽतीवपुरतोदैत्यानामधिपंस्थितम् ॥ सन्निपातोऽवरेतत्रदिदृक्षूणांबभूवह ॥ ३० ॥ देवानांदानवानांचकुर्वतांजयघोषणम् ॥ उभयोःशरवर्षेणच्छादितेगगनेतदा ॥ ३१ ॥ दिवाऽपिरात्रिसदृशंबभूवतिमिरंमहत् ॥ ऊचुःपरस्परंदेवादैत्याश्चातीवविस्मिताः ॥ ३२ ॥ अदृष्टपूर्वयुद्धंवैवर्ततेऽद्यसुदारुणम् ॥ देवर्षयोऽथगंधर्वायक्षकिन्नरपन्नगाः ॥३३॥ विद्याधराश्चारणाश्चविस्मयंपरमंययुः ॥ नारदःपर्वतश्चैवप्रेक्षणार्थंस्थितौमुनी ॥ ३४ ॥ नारदःपर्वतंप्राहनेदृशंचाभवत्पुरा ॥ तारकासुरयुद्धंचतथावृत्रासुरस्यच ॥३५॥ मधुकैटभयोर्युद्धंहरिणाचेदृशंकृतम् ॥ प्रह्लादःप्रबलःशूरोयस्मान्नारायणेनच ॥३६॥

और अस्थिर किया. इस युद्धको देखनेके लिये आकाशमें॥ ३० ॥देवता और दैत्यगणोंका समूह उपस्थितहुआ. उसके बीच बीचमें दोनोंके जयकी घोषणा करने लगे, दोनोंके शरवर्षणसे गगनतल आच्छादित होकर ॥ ३१ ॥ दिवाभाग भी रात्रिके समान अंधकारमय हो उठा । तब देवता और दैत्यगणोंने अत्यन्त आश्चर्ययुक्तहोकर परस्पर कहाकि ॥ ३२ ॥इस प्रकारका दारुण युद्ध हमने पहिले कभी नहीं देखा. तिस काल देवर्षिगण, गंधर्वगण, यक्षगण, किन्नरगण, सर्पगण॥ ३३ ॥विद्याधरगण और चारणगण, सभी अत्यन्त आश्चर्ययुक्त हुए थे. नारद और पर्वत ऋषि भी इस युद्धको देखनेके निमित्त उपस्थित हुए थे ॥ ३४॥ देवर्षि नारदने पर्वतसे कहा पहिले कभी इस प्रकार युद्ध उपस्थित नहीं हुआ था।तारकासुर और वृत्रासुरका युद्ध ॥ ३५॥ तथा हरिका मधुकैटभके संग जो युद्ध हुआ था, वे सब युद्ध भी ऐसे नहीं

थे, बोध होता है कि प्रह्लाद अतिशय वीर्यवान् है, क्यों कि सिद्ध पुरुष॥ ३६॥अद्भुतकर्मा नारायणके सहित अभीतक समान ही युद्ध कर रहा है. व्यासजी बोले हे राजन् ! तिसकाल दिनरातमें वारंवार ॥ ३७ ॥ वह दैत्य और तापस नारायण ये दोनों वारंवार अत्यन्त घोरसंग्रामकरनेलगे तब नारायणने शीघ्रतासहित एकही बाणसे प्रह्लादका शरासन काट डाला॥ ३८॥फिर प्रह्लादने भी दूसरा धनुष ग्रहणकिया, लघुहस्त नारायणने शीघ्रतासहित दूसरा बाण चलाकर॥ ३९॥उस धनुषका मध्यभाग काट डाला, इसप्रकार वारंवार धनुष कटनेपर प्रह्लाद भी वारंवार उसको ग्रहण करनेलगा ॥ ४० ॥ नारायण भी क्रोधकर अस्त्रसे उनको वारंवार काटने लगे इसप्रकार सब धनुषोंके कटनेपर फिर दैत्यराजने परिघ ग्रहण किया॥ ४१॥और अत्यन्त कुपित होकर नारायणकी बाहुमें शीघ्रतासहित निक्षेप किया बलवीर्य

करोतिसदृशंयुद्धंसिद्धेनाऽद्भुतकर्मणा ॥ व्यासउवाच ॥ दिनेदिनेतथारात्रौकृत्वाकृत्वापुनः पुनः ॥ २७ ॥ चक्रतुःपरमंयुद्धंतौतदादैत्यतापसौ ॥ नारायणस्तुचिच्छेदप्रह्लादस्यशरासनम् ॥ २८ ॥ तरसैकेनबाणेनसचाऽन्यद्धनुराददे ॥ नारायणस्तुतरसामुक्त्वाऽन्यंचशिलीमुखम् ॥ २९ ॥ तदैवमध्यतश्चापंचिच्छेदलघुहस्तकः ॥ छिन्नंछिन्नंपुनर्दैत्योधनुरन्यत्समाददे ॥ ४० ॥ नारायणस्तुचिच्छेदविशिखैराशुकोपितः ॥ छिन्नेधनुषिदैत्येंद्रःपरिघंतुसमाददे ॥ ४१ ॥ जघानधर्मजंतूर्णबाहोर्मध्येऽतिकोपनः ॥ तयायांतंसबलवान्मार्गणैर्नवभिर्मुनिः ॥ ४२ ॥ चिच्छेदपरिघंघोरंदशभिस्तमताडयत् ॥ गदामादायदैत्येंद्रःसर्वायसमयींदृढाम् ॥ ४३ ॥ जानुदेशेजघानाऽऽशुदेवंनारायणंरुषा ॥ गदयाचापिगिरिवत्संस्थितःस्थिरमानसः ॥ ४४ ॥ धर्मपुत्रोऽतिबलवान्मुमोचाऽऽशुशिलीमुखान् ॥ गदांचिच्छेदभगवांस्तदादैत्यपतेर्दृढाम् ॥ ४५ ॥ विस्मयंपरमंजग्मुःप्रेक्षकागगनेस्थिताः ॥ सतुशक्तिंसमादायप्रह्लादःपरवीरहा ॥ ४६ ॥

वान् भगवान् नारायणने उस घोर परिघको आताहुआ देख ॥ ४२ ॥ शीघ्रतासहित बाण चलाय उसको काट डाला और दशबाणोंसे प्रह्लादको विद्ध किया । अनन्तर प्रह्लादने लोहेकी दृढ गदा उठाय ॥ ४३ ॥ क्रोधमे भर नारायणके जानुदेशको लक्ष्य कर वेगसहित चलाई, अत्यन्त बलवान् धर्मनन्दनने, गदा देखकर भी स्थिरमन और पर्वतके समान अचल भावसे खडे रहकर ॥ ४४ ॥ शीघ्रतासहित अपने बाणोंके द्वारा दैत्यपतिकी उस दृढ गदाको काट डाला ॥४५॥ तिस काल आकाशमे स्थित दर्शकगण अत्यन्त आश्चर्ययुक्त हुए थे इसके उपरान्त शत्रुविनाशी प्रह्लादने अत्यन्त कुपित हो शक्तिग्रहण

पूर्वक॥४६॥शीघ्र नारायणके उरस्थलको लक्ष्य करके तीव्रवेगसे चलाई । उस शक्तिको आती हुई देखकर नारायणने लीलापूर्वक ही एक बाणसे काटकर ॥४७॥
सात टुकडे कर दिये और सात बाणोंसे शीघ्र उसको बाँधडाला, इसप्रकार उस आश्रममें प्रह्लाद और नारायणका दिव्यसहस्रवर्षपर्यन्त ॥ ४८ ॥ सर्वजीवोंको परमा
श्चर्यदायक घोर युद्ध हुआ था, तब पीतवासा चतुर्भुज गदाधरने शीघ्रता सहित ॥ ४९ ॥ प्रह्लादके निकट आय उसको बुलाया । हिरण्यकशिपुके पुत्र प्रह्लादने,
चतुर्भुज, रमाकान्त, पद्मधारी चक्रधर नारायणको ॥ ५० ॥ उस स्थानमें आया देख, परमभक्तिसहित प्रणामपूर्वक हाथ जोडकर उनसे कहा. प्रह्लाद बोले हे
देवदेव ।आप जगन्नाथ और भक्तवत्सल है ॥५१॥ हे माधव ! मैंने दिव्य पूर्ण सौवर्षतक संग्राम किया तो भी इन दोनों तपस्वियोंको किस कारण मैं समरमें परास्त
न करसका ॥ ५२ ॥ इस विषयमें मुझको महान् आश्चर्यउत्पन्न हुआ । विष्णुजीने कहा हे क्षमाशील ! यह दोनों "सिद्ध मेरे अंश है इसमें विस्मय क्या

चिक्षेपतरसाक्रुद्धोबलान्नारायणोरसि ॥ तामापतंतींसंवीक्ष्यबाणेनैकेनलीलया ॥ ४७ ॥ सप्तधाकृतवानाशुसप्तभिस्तंजवानह ॥ दिव्यवर्ष
सहस्रंतुतद्युद्धंपरमंतयोः ॥४८॥ जातंविस्मयदंराजन्सर्वेषांतत्रचाश्रमे ॥ तदाजगामतरसापीतवासाश्चतुर्भुजः ॥ ४९ ॥ प्रह्लादस्याऽऽश्रमंतत्र
जगादचगदाधरः ॥ चतुर्भुजोरमाकांतोरथांगदरपद्मभृत् ॥ ५० ॥ दृष्ट्वातमागतंतत्रहिरण्यकशिपोःसुतः ॥ प्रणम्यपरयाभक्त्याप्रांजलिः
प्रत्युवाचह॥प्रह्लादउवाच ॥ देवदेवजगन्नाथभक्तवत्सलमाधव ॥ ५१ ॥ कथंनजितवानाजावहमेतौतपस्विनौ ॥ संग्रामस्तुमयादेवकृतःपूर्ण
शतंसमाः ॥ ५२ ॥ सुराणांनजितौकस्मादितिमेविस्मयोमहान् ॥ विष्णुरुवाच ॥ सिद्धाविमौमदंशौचविस्मयःकोऽत्रमारिप ॥ ५३ ॥ ताप
सौनजितात्मानौनरनारायणौजितौ ॥ गच्छत्वंवितलंराजन्कुरुभक्तिममाऽचलाम् ॥ ५४ ॥ नाऽऽभ्यांकुरुविरोधंत्वंतापसाभ्यांमहामते ॥
व्यासउवाच ॥ इत्याऽऽज्ञप्तोदैत्यराजोनिर्ययावसुरैःसह ॥ ५५ ॥ नरनारायणौभूयस्तपोयुक्तौबभूवतुः ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे
चतुर्थस्कंधेनवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ जनमेजयउवाच ॥ संदेहोऽयंमहानत्रपाराशर्यकथानके ॥ नरनारायणौशांतौवैष्णवांशौतपोधनौ ॥ १ ॥

है ? ॥ ५३ ॥ यह नर नारायण दोनों ऋषि तापस जितात्मा हैं इसलिये तुम इनको पराजय नहीं करसके । हे राजेन्द्र ! तुम अब पातालमें जाओ मेरे
प्रति उसीप्रकार अचलभक्ति करो ॥ ५४॥ हे महामते । तुम दोनों तपस्वियोंसे फिर विरोध न करना" व्यासजीने कहा हे राजन् ! दैत्यराज प्रह्लाद भगवान्
विष्णुसे इसप्रकार आज्ञापाय असुरगणोंके सहित वहांसे चलेगये ॥ ५५ ॥ और दोनो नर नारायणने भी फिर तपस्यामें मन लगाया ॥ ५६ ॥
इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायां नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

दोहा—कहत दशम अध्यायमें, भृगुमहर्षिके शाप ॥
देहधारि श्रीकृष्णने, दूर किये सन्ताप ॥ जन्मेजय बोले हे पराशरनन्दन ! आपके पूर्वोक्त वचन सुनकर मुझको महान् संशय उत्पन्न होता है, धर्मपुत्र

और नर नारायण दोनों तपोधन, शान्त, विष्णुके अंश, तीर्थाश्रयी, सत्वगुणसंपन्न, सदा वनके फलमूलादिका आहार करनेवाले, महात्मा, तापस सत्यनिष्ठ होकर ॥ १ ॥ २ ॥ किसप्रकार संग्राममे ऐसे अनुरागी हुए थे ? और किस निमित्त परमकल्याणकारी तपस्याको छोडकर ॥ ३ ॥ पूर्ण दिव्य सहस्रवर्षतक प्रह्लादके संग युद्ध किया था? किसकारण वे शान्तिसुखको परित्यागकर ऐसे दुःखदायक युद्धमें प्रवृत्त हुए थे ? ॥ ४ ॥ हे महाभाग मुनिवर ! किसलिये उन्होंने प्रह्लादसे युद्ध किया था? आप उस विग्रहका कारण मुझसे विस्तार सहित वर्णन कीजिये ॥ ५॥ स्त्री,सुवर्ण वा दूसरे किसी विषयका कार्य विग्रहका कारण होता है,किन्तु नर नारायण दोनो मुनि सब विषयोमे विरागीथे,उनका इन सब विषयोंमें कोई प्रयोजन दिखाईनहीं देता,तो उनको युद्धकी बुद्धि क्यों उत्पन्न

तीर्थाश्रयौसत्त्वयुक्तौवन्याशनपरौसदा ॥ धर्मपुत्रौमहात्मानौतापसौसत्यसंस्थितौ ॥ २ ॥ कथंरागसमायुक्तौजातौयुद्धेपरस्परम् ॥ संग्रामं चक्रतुःकस्मात्त्यक्त्वातपमनुत्तमाम् ॥ ३ ॥ प्रह्लादेनसमंपूर्णदिव्यवर्षशतंकिल ॥ हित्वाशांतिसुखंयुद्धंकृतवंतौकथंमुनी ॥ ४ ॥ कथंतौचक्रतुर्युद्धंप्रह्लादेनसमंमुनी ॥ कथयस्वमहाभागकारणंविग्रहस्यवै ॥ ५ ॥ " कामिनीकनकंकार्यंकारणंविग्रहस्यवै ॥ " युद्धबुद्धिःकथंजातातयोश्चतद्विरक्तयोः ॥ तथाविधंतपस्तप्तंताभ्यांचकेनहेतुना ॥ ६ ॥ मोहार्थसुखभोगार्थस्वर्गार्थंवापरंतप ॥ कृतमत्युत्कटंताभ्यांतपःसर्वफलप्रदम् ॥ ७ ॥ मुनिभ्यांशांतचित्ताभ्यांप्राप्तंकिंफलमद्भुतम् ॥ तपसापीडितोदेहःसंग्रामेणपुनःपुनः ॥८॥ दिव्यवर्षशतंपूर्णश्रमेणपरिपीडितौ ॥ नराज्यार्थेधनेवाऽपिनदारेषुगृहेषुच ॥ ९ ॥ किमर्थंतुकृतंयुद्धंताभ्यांतेनमहात्मना ॥ निरीहःपुरुषःकस्मात्प्रकुर्याद्युद्धमीदृशम् ॥ १० ॥ दुःखदंसर्वथादेहेजानन्धर्मसनातनम् ॥ सुबुद्धिःसुखदानीहकर्माणिकुरुतेसदा ॥ ११ ॥

हुई थी?हे तपोधन ! उन्होंने किस निमित्त ऐसी तपस्याका अनुष्ठान किया? ॥ ६ ॥ हे मुनिवर! उन्होने औरको मोहित करनेके निमित्त अथवा सुखभोगके निमित्त या स्वर्ग प्राप्त करनेके निमित्त यह उत्कट सर्वफलदायक कठोर तपस्या करी थी॥ ७ ॥ और यह शान्तचित्त दोनों मुनि तपस्याके किस अद्भुत फलको प्राप्त हुएथे वेश्या तपस्यासे कृश देह होकरभी संग्राममें॥ ८ ॥ पूर्ण दिव्य सहस्रवर्ष वारंवार संग्राम करके श्रमद्वारा पीडित नहीं हुए थे? राज्यके लाभ करनेकेनिमित्त वा धनलाभके निमित्त वा स्त्रीलाभके निमित्त इस प्रकारके संग्राममें प्रवृत्त नहीं हुए॥ ९ ॥ तो किस निमित्त वा उन्होंने उस महात्मा प्रह्लादसे युद्ध किया था ? निरीह पुरुष कौन ऐसाकरेगा ॥ १० ॥ धर्मको सनातन जानकर भी किसकारण ऐसे देह–दुःखप्रद युद्धमें सम्यक् प्रकारसे प्रवृत हुए,हे धर्मज्ञ! श्रेष्ठ बुद्धिवाले पुरुष सदाही सुखदायक कर्म करते हैं

॥ ११ ॥ वे कभी दुःखदायक कर्म नहीं करते यही सनातनी संसारमर्यादा प्रतिष्ठित है दोनों धर्मके पुत्र हरिके अंश, सर्वज्ञ और सर्व सम्पदासे विभूषित थे॥ ॥ १२॥
तो वे दुःखकर और धर्मनाशक संग्राममें क्यों प्रवृत्त हुए थे?हे महर्षे! इस संसारमें मूर्ख मनुष्यभी ऐसे सुख और आनंदजनक तथा सर्वफलदायक तपस्या और समाधि
छोड़कर ॥ १३ ॥ दारुण दुःखदायक युद्धकी कामना नहीं करते, मैंने सुना है कि पृथ्वीपति ययाति स्वर्गसे च्युत हुएथे॥ १४॥ यह यज्ञ दान और धर्मनिरत राजा
होकरभी अहंकारजनित पापके कारण स्वर्गसे परिच्युत हो पृथ्वीमें गिरे थे ॥ १५॥ मैं अश्वमेधादि यज्ञका अनुष्ठान कर्ता हूं इत्यादि अहंकार सूचक शब्दके उच्चारण
करतेही वज्रपाणि इन्द्रने उसको पतित किया था, अतएव अहंकारके विना युद्ध उपस्थित नहीं होता यही स्थिर निश्चय है॥ १६॥ हे मुने ! मुनियोंको देह बल
नहीं है अतएव उनको तपोबलसेही युद्ध करना होता है, सुतरां मुनियोंके युद्ध करनेसे तपनाशके अतिरिक्त और उससे क्या फल होसक्ता है ? व्यासजी बोले

नदुःखदानिधर्मज्ञस्थितिरेषासनातनी॥ धर्मपुत्रौहरेरंशौसर्वज्ञौसर्वभूषितौ ॥१२॥ कृतवंतौकथंयुद्धंदुःखंधर्मविनाशकम् ॥ त्यक्त्वाततःसमाधी
तंसुखारामंमहत्फलम् ॥१३॥ संयुगंदारुणंकृष्णनैवमूर्खोऽपिवांछति॥ श्रुतोमयाययातिस्तुच्युतःस्वर्गान्महीपतिः॥१४॥ अहंकारभवात्पापात्पा
तितःपृथिवीतले ॥ यज्ञकृद्दानकर्ताचधार्मिकःपृथिवीपतिः ॥१५॥ शब्दोच्चारणमात्रेणपातितोवज्रपाणिना ॥ अहंकारमृतेयुद्धंनभवत्येवनिश्च
यः ॥१६॥ किंफलंतस्ययुद्धस्यमुनेःपुण्यविनाशनम् ॥ व्यासउवाच॥ राजन्संसारमूलंहित्रिविधःपरिकीर्तितः॥१७॥ अहंकारस्तुसर्वज्ञैर्मुनिभिर्ध
र्मनिश्चये ॥ सकथंमुनिनात्युक्तंयोग्योदेहभृताकिल॥१८॥ कारणेनविनाकार्यंनभवत्येवनिश्चयः ॥ तपोदानंतथायज्ञाःसात्त्विकात्प्रभवंतिते ॥
॥१९॥ राजसाद्वामहाभागतामसात्कलहस्तथा ॥ क्रियास्वल्पाऽपिराजेंद्रनाऽहंकारंविनाक्वचित् ॥२०॥ शुभावाऽप्यशुभावाऽपिप्रभवत्यपि
निश्चयः ॥ अहंकाराद्बंधकारीनान्योऽस्तिजगतीतले॥२१॥ तेनेदंरचितंविश्वंकथंतद्रहितंभवेत्॥ ब्रह्मारुद्रस्तथाविष्णुरहंकारयुतास्त्वमी॥२२॥

हे राजन् ! संसारका मूल तीन प्रकारका है ॥ १७ ॥ धर्ममें निश्चित मति सर्वज्ञमुनिगण सात्त्विक राजस और तामस इन त्रिविध अहंकारको ही संसारका कारण
कहते हैं इस कारण मुनिगण देहधारी होकर उस अहंकारको परित्याग करनेमें किसप्रकार समर्थ हों॥ १८॥ कारणके विना कार्यकी उत्पत्ति नहीं होती. यह स्थिर निश्चय
जानना चाहिये. हे महाभाग! सात्विक अहंकारसे तपस्या दान और यज्ञ॥ १९॥ तथा राजस वा तामस अहंकारसे कलहकी उत्पत्ति होती है. हे राजेन्द्र ! अहंकारके विना
इस संपूर्ण ब्रह्माण्डके किसी स्थानमें स्वल्पमात्रभी क्रिया उत्पन्न नहीं होती॥ २०॥ शुभ हो, वा अशुभ हो अहंकारसेही वह उत्पन्न होती है, यह स्थिर निश्चय जानना
चाहिये. इस जगत्में अहंकारके अतिरिक्त दूसरी कोईभी बंधनकारक वस्तु नहीं है॥ २१॥ अहंकारसेही यह विश्व रचागया है, अतएव ये किसप्रकार अहंकार रहित

होसक्ते है ? हे राजन् । जब ब्रह्मा विष्णु और रुद्र यह भी अहंकारयुक्त हैं ॥ २२ ॥ तब इनके सिवाय सामान्य मुनिगण जो अहंकारयुक्त हों तो फिर इस विषयमे बातही क्या है ? अहंकारसे आवृत होकर यह चराचर विश्व भ्रमण करता हैं ॥२३॥ पुनर्जन्म और पुनर्मृत्यु इत्यादि सबही कर्मवशतःहोतीहै, हे महीन्द्र ! देवता, तिर्यक् और मनुष्यगण इस संसारमें ॥ २४ ॥ रथके पहियोके समान सदाही भ्रमण करते हैं इस विस्तीर्ण संसारके मध्य—उत्तम मध्यम और अधम योनियोंमें भगवान् विष्णुके अवतारोंकी संख्या कौन जान सक्ता है ? साक्षात् नारायणहरिने मत्स्य कूर्म अवतार धारण किया ॥२५॥२६॥शूकर नृसिंह और वामनदेहका आश्रय कियाथा वासुदेव जगन्नाथ जनार्दन युगयुगमे॥२७॥ब्रह्मासे प्रेरित हो असंख्य रूपोंसे अवतीर्ण होते रहतेहैं; हे महाराज। वैवस्वतनामक सातवे मन्वतरतरमें

अन्येषांचैवकावार्तामुनीनांवसुधाधिप ॥ अहंकाराऽऽवृतंविश्वंभ्रमतीदंचराचरम् ॥२३॥ पुनर्जन्मपुनर्मृत्युःसर्वंकर्मवशाऽनुगम् ॥ देवतिर्यङ्मनुष्याणांसंसारेऽस्मिन्महीपते ॥२४॥ रथांगवद्सर्वार्थंभ्रमणंसर्वदास्मृतम् ॥ विष्णोरप्यवताराणांसंख्यांजानातिकःपुमान् ॥ २५ ॥ वितते ऽस्मिंस्तुसंसारउत्तमाधमयोनिषु ॥ नारायणोहरिः साक्षान्मात्स्यंवपुरुपाश्रितः ॥ २६ ॥ कामठंसौकरंचैवनारसिंहंचवामनम् ॥ युगेयुगेजगन्नाथोवासुदेवोजनार्दनः ॥ २७ ॥ अवतारानसंख्यातान्करोतिविधियंत्रितः ॥ वैवस्वतेमहाराजसप्तमेभगवान्हरिः ॥ २८ ॥ मन्वंतरेऽवतारान्वैचक्रेतांछृणुतत्त्वतः ॥ भृगुशापान्महाराजविष्णुर्देववरःप्रभुः ॥ २९ ॥ अवतारानेकांस्तुकृतवानखिलेश्वरः ॥ राजोवाच ॥ संदेहोऽयंमहाभागहृदयेमसजायते ॥ ३० ॥ भृगुणाभगवान्विष्णुःकथंशप्तःपितामह ॥ हरिणाचमुनेस्तस्यविप्रियंकिंकृतंमुने ॥ ३१ ॥ यद्रोपाद्भगुणाशप्तोविष्णुर्देवनमस्कृतः ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिभृगोःशापस्यकारणम् ॥ ३२ ॥ पुराकश्यपदायादोहिरण्यकशिपुर्नृपः ॥ यदातदासुरैःसार्धंकृतंसख्यंपरस्परम् ॥ ३३ ॥ कृतेसंख्येजगत्सर्वंव्याकुलंसमजायत ॥ हतेतस्मिन्नृपेराजाप्रह्लादःसमजायत ॥ ३४ ॥

भगवान् हरिके॥२८॥जो मब अवतार हुएथे वह सब यथातत्त्व सुनो हे राजेन्द्र। देवताओंमें श्रेष्ठ ईश्वर विभु विष्णु भृगुके शापसे अनेकबार पृथ्वीमे अवतीर्ण हुए थे ॥ २९ ॥ इसप्रकार उन्होने अनेक अवतार धारण किये, राजाने कहा हे महाभाग। मेरे हृदयमें और एक महासंशय उत्पन्नहुआ ॥३०॥ भगवान् भृगुने विष्णुको किस कारण शाप दिया था ? हे मुने। भगवान् हरिने उनका क्या अनिष्ट किया था ॥ ३१ ॥ जिससे देवतागणोंके नमस्कार करने योग्य जनार्दन विष्णु भगवान् भृगुसे शापित हुए थे। व्यासजी बोले हे राजन्। भृगुके शाप देनेका कारण कहता हूं सुनो ॥ ३२ ॥ पूर्वकालमें कश्यपका पुत्र राजा हिरण्यकशिपु जबतब देवताओसे संग्राम करता ॥ ३३ ॥ इसप्रकार सदा संग्रामसे सब जगत् व्याकुल हो उठा था तदुपरान्त दैत्यपतिके नृसिंहद्वारा मारे जानेपर शत्रु

तापन प्रह्लाद राजाहोकर॥ ३४ ॥ पितृशत्रुदेवताओंको पीडितकरनेलगा तिसकाल देवराज और दैत्यराजका संग्राम॥ ३५॥ सौवर्षपर्यन्त लोकोंको आश्चर्यदायक होता रहा हे राजन्! इस युद्धमें देवताओंनेही उग्रतर युद्धकरके जयलाभ कियाथा॥ ३६॥ और प्रह्लाद पराजित हुआथा तिसकाल प्रह्लाद अत्यन्त दुःखको प्राप्तहो सनातन धर्मको श्रेष्ठ जान विरोचनके पुत्र बलिको राज्य दे ॥ ३७॥ तपस्या करनेके निमित्त गंधमादनपरगया बलिभी राज्यको प्राप्तहो देवताओंसे वैर करनेलगा ॥ ३८॥ अनन्तर परस्परमे घोरतर संग्राम होनेसे देवताओंने असुरोंको पराजित किया हे राजन्द्र ! अनन्तर अमिततेजा इन्द्रने ॥ ३९॥ विष्णुकी सहायतासे दैत्यगणोंको राज्यभ्रष्ट करनेपर पराजित दैत्यगणोंने कुलगुरु शुक्राचार्यजीकी शरणागतहो॥ ४०॥ उनसे कहा हे ब्रह्मन्! आप तपोबलसंपन्न और प्रतापवान् है, आप दैत्यगणोंकी

देवान्सपीडयामासप्रह्लादःशत्रुकर्षणः ॥ संग्रामोह्यभवद्घोरःशक्रप्रह्लादयोस्तदा ॥ ३५ ॥ पूर्णवर्षशतंराजँल्लोकविस्मयकारकम् ॥ देवैर्युद्धंकृतं चोग्रंप्रह्लादस्तुपराजितः ॥३६॥ निर्वेदंपरमंप्राप्तोज्ञात्वाधर्मसनातनम् ॥ विरोचनसुतंराज्येप्रतिष्ठाप्यबलिंनृप ॥ ३७ ॥ जगामसतपस्तप्तुं पर्वतेगंधमादने ॥ प्राप्यराज्यंबलिःश्रीमान्सुरैर्वैरंचकारह ॥३८॥ ततःपरस्परंयुद्धंजातंपरमदारुणम् ॥ ततःसुरैर्जितादैत्याइंद्रेणाऽमिततेजसा ॥ ३९ ॥ विष्णुनाचसहायेनराज्यभ्रष्टाःकृतानृप ॥ ततःपराजितादैत्याःकाव्यस्यशरणंगताः ॥ ४० ॥ किंत्वंनकुरुषेब्रह्मन्साहाय्यंनःप्रतापवान्॥स्थातुंनशक्नुमोह्यत्रप्रविशामोरसातलम् ॥ ४१॥ यदित्वंनसहायोऽसिन्त्रातुंमंत्रविदुत्तमः ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तःसोऽब्रवीद्दैत्यान्काव्यःकारुणिकोमुनिः ॥ ४२ ॥ माभैष्टधारयिष्यामितेजसास्वेनभोःसुराः ॥ मंत्रैस्तथौषधीभिश्चसाहाय्यंवःसदैवहि ॥ ४३ ॥ करिष्यामि कृतोत्साहाभवंतुविगतज्वराः ॥ व्यासउवाच ॥ ततस्तेनिर्भयाजातादैत्याःकाव्यस्यसंश्रयात् ॥ ४४ ॥ देवैःश्रुतस्तुवृत्तांतःसर्वश्चारमुखात्किल ॥ तत्रसंमंत्र्यतेदेवाःशक्रेणचपरस्परम् ॥ ४५ ॥ मंत्रंचक्रुःसुसंविग्नाःकाव्यमंत्रप्रभावतः ॥ योद्धुंगच्छामहेतूर्णंयावन्नच्यावयंतिवै ॥ ४६ ॥

सहायता क्यो नहीं करते ? तो हमफिर पृथ्वीतलमें वासकरनेको समर्थ नहीं होसकेगे, हमको शीघ्रही रसातलमें प्रवेश करनापडेगा॥ ४१॥ यदि मंत्रजाननेवालोंमें उत्तम आप हमारी सहायता न करोगे. व्यासजी बोले हे राजन्! दैत्यगणोंके इसप्रकार कहनेपर उन परमकरुणामय मुनिवर गुरु शुक्राचार्यने उनसे कहा॥ ४२॥ हे दैत्यगण! तुम लोग भय मत करो मैं अपने तेजसे तुम्हारी रक्षा करूंगा तथा मंत्र और औषधिसे तुम्हारी सहायता करूंगा ॥ ४३ ॥ तुम उत्साहयुक्त होकर मनसे दुःख और संताप दूर करो, व्यासजीने कहा हे राजन् ! इसके उपरान्त दैत्यगण शुक्राचार्यका आश्रय पाय निर्भय हुए ॥ ४४ ॥ फिर देवताओंने यह सब वृत्तान्त दूतके मुखसे जाना और इन्द्रके सहित परामर्श करके यह ॥ ४५ ॥ स्थिर किया कि, जबतक दैत्यगण शुक्राचार्यके मंत्रके प्रभावसे राज्यच्युत न करैं; तबतक हम अतिशीघ्र

उनसे युद्ध करनेको चलें॥४६॥इसप्रकार सहसा आक्रमण कर विनाश करते हुए बचे असुरोको पातालतलमें भेज देंगे. देवतागण इसप्रकार परामर्श कर अस्त्र शस्त्र
धारणपूर्वक क्रोधयुक्त हो दैत्यगणोंसे युद्ध करनेको गये ॥ ४७ ॥ और इन्द्रकी आज्ञा पाय विष्णुके सहित दैत्योंका विनाश करने लगे. इसप्रकार जब देवताओंने
दैत्योका वध करना आरंभ किया, तब वे भीत और त्रसित हो॥ ४८॥ "हे प्रभु ! रक्षा करो रक्षा करो" यह कहते हुए शुक्राचार्यजीकी शरणमें आये. शुक्राचार्यजीने
उन महाबलवान् दैत्योंको देवताओंसे पीडित देखकर॥४९॥मंत्रौषधिके प्रभाव द्वारा "भय नहीं, भय नहीं" यह वचन ऊंचे स्वरसे कहा. अनन्तर देवता शुक्राचार्य
जीको देख, असुरोको छोड़ अपने स्थानको चलेगये ॥ ५० ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कंधे भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ ॥ छ ॥
व्यासजीने कहा हे राजन् ! जब देवतागण शुक्राचार्यजीको देख समर छोड़ चले गये, तब शुक्राचार्यजीने दानवगणोंसे कहा हे दनुजगण! पूर्वकालमें ब्रह्माजीने जो

प्रसह्यहत्वाशिष्टांस्तुपातालंप्रापयामहे ॥ दैत्याञ्जग्मुस्ततोदेवाःसरुष्टाःशस्त्रपाणयः ॥४७॥ जग्मुस्तान्विष्णुसहितादानवान्हरिणोदिताः ॥ व
ध्यमानास्तुतेदैत्याःसंत्रस्ताभयपीडिताः॥४८॥ काव्यस्यशरणंजग्मूरक्षरक्षेतिचाऽब्रुवन् ॥ ताञ्छुक्रःपीडितान्दृष्ट्वादेवैर्दैत्यान्महाबलान्॥४९॥
माभैष्टेतिवचःप्राहमंत्रौषधबलाद्विभुः॥ दृष्ट्वाकाव्यंसुराःसर्वेत्यक्त्वातान्प्रययुःकिल॥५०॥ इतिश्रीदे०म०चतुर्थस्कंधेदशमोऽध्यायः ॥१०॥
॥ व्यासउवाच ॥ तथागतेषुदेवेषुकाव्यस्तान्प्रत्युवाचह ॥ ब्रह्मणापूर्वमुक्तंयच्छृणुध्वंदानवोत्तमाः ॥ १ ॥ विष्णुर्दैत्यवधेयुक्तोहनिष्यतिजना
र्दनः ॥ वाराहरूपंसंस्थायहिरण्याक्षोयथाहतः ॥ २ ॥ यथानृसिंहरूपेणहिरण्यकशिपुर्हतः ॥ तथासर्वान्कृतोत्साहोहनिष्यतिनचाऽन्यथा ॥
॥ ३ ॥ नमेमंत्रबलंसम्यक्प्रतिभातियथाहरिम् ॥ जेतुंयूयंसमर्थाःस्मयात्राताःसुरानथ ॥ ४ ॥ तस्मात्कालंप्रतीक्षध्वंकियंतंदानवोत्तमाः ॥
अहमद्यमहादेवंमंत्रार्थंप्रव्रजामिवै ॥ ५ ॥ प्राप्यमंत्रान्महादेवादागमिष्यामिसांप्रतम् ॥ युष्मभ्यंतान्प्रदास्यामियथार्थंदानवोत्तमाः ॥ ६ ॥

कहा है, वह मैं तुमसे कहता हूं सुनो॥ १॥जनार्दन विष्णु दैत्योंके मारनेमें नियुक्त होकर संपूर्ण दैत्यगणोंकाही विनाश करेंगे, इसमें संदेह नहीं. पूर्वमें उन्होंने वराह
रूप धारण कर असुरश्रेष्ठ हिरण्याक्षको संहार किया था ॥ २ ॥ नृसिंहमूर्ति धारण करके हिरण्यकशिपुका जिसप्रकार वध किया था, इस समय वैसेही उत्साहयुक्त
हो सब दैत्यगणोंका विनाश करेंगे, इसमें संदेह नहीं ॥ ३ ॥ इस समय मेरे मंत्रका बल हरिके निकट भलीभांति फलदायक नहीं होगा। और जब मैं तुम्हारी रक्षा कर
लूंगा फिर तुम देवताओंके जीतनेमें समर्थ होगे ॥ ४ ॥ अतएव हे दानवोत्तमो ! कुछ कालतक प्रतीक्षा करो मैं अभी मंत्रप्राप्तिके लिये महादेवजीके निकट जाता हूं
॥ ५ ॥ अनन्तर फिर मैं उस स्थानसे मंत्र प्राप्त करके शीघ्रही लौटता हूँ, हे दानवोत्तम ! मैं उस मंत्रके बलसे तुम्हारी भलीभांति रक्षा करूंगा ॥ ६ ॥

दैत्यगणोंने कहा हे मुनिवर ! हम पराजित और दुर्बल होगये है इस समय हम पृथ्वीमें कैसे रह सक्ते हैं? उतने कालतक प्रतीक्षा करनेमें किसप्रकार समर्थ होंगे? ॥७॥ हममें जो महाबलशाली थे वे सभी निहत होगये है, हम इस समय थोड़ेसे दानव शेष है, ऐसी अवस्थामें हमारा समरमे रहना युक्तिसंगत आर शुभकर बोध नहीं होता ॥ ८ ॥ शुक्राचार्यजीने कहा मैं श्रीमहादेवजीके निकटसे मंत्रविद्या ग्रहण करके जबतक न आऊं, तबतक तुम शान्तियुक्त और तपस्यामे नियुक्त होकर अवस्थिति करो ॥ ९ ॥ पण्डितगणोने कहा है कि, वीरगण साम, दान, भेद और दंड, इन चार प्रकारके उपायोंके अनुसार देश, काल, बल और सामर्थ्यका विचारकर प्रयोग करैं ॥ १० ॥ कल्याणकी कामना करनेवाले पुरुषगण समयकी गतिके अनुसार शत्रुओंकी

दैत्याऊचुः ॥ पराजिताःकथंस्थातुंपृथिव्यांमुनिसत्तम॥शक्ताभवामोप्यबलास्तावत्कालंप्रतीक्षितुम् ॥७॥ निहताबलिनःसर्वेकेचिच्छिष्टाश्वदा
नवाः ॥ नाऽद्ययुक्ताश्चसंग्रामेस्थातुमेवंसुखावहाः ॥ ८ ॥ शुक्रउवाच ॥ यावदहंमंत्रविद्यामानयिष्यामिशंकरात् ॥ तावद्भवद्भिःस्थातव्यंत
पोयुक्तैःशमान्वितैः ॥ ९ ॥ समदानादयःप्रोक्ताविद्वद्भिःसमयोचिताः ॥ देशंकालंबलंवीरैर्ज्ञात्वाशक्तिबलंबुधैः ॥ १० ॥ सेवाऽथसमये
कार्याशत्रूणांशुभकाम्यया ॥ स्वशक्त्युपचयेकालेहंतव्यास्तेमनीषिभिः ॥ ११ ॥ तदद्यविनयंकृत्वासामपूर्वंछलेनवै ॥ तिष्ठध्वंस्वनिकेतेषुम
दागमनकांक्षया ॥ १२ ॥ प्राप्यमंत्रान्महादेवादागमिष्यामिदानवाः ॥ युध्यामहेपुनर्देवान्मांत्रमास्थायवैबलम् ॥ १३ ॥ इत्युक्त्वाऽथभृगु
स्तेभ्योजगामकृतनिश्चयः ॥ महादेवंमहाराजमंत्रार्थमुनिसत्तमः ॥ १४ ॥ दानवाःप्रेषयामासुःप्रह्लादंसुरसन्निधौ ॥ सत्यवादिनमव्यग्रंसुराणां
प्रत्ययप्रदम् ॥ १५ ॥ प्रह्लादस्तुसुरान्प्राहप्रश्रयावनतोनृपः ॥ असुरैःसहितस्तत्रवचनंनम्रतायुतम् ॥ १६ ॥

भी सेवा करै, किन्तु जब देखें कि, अपनी शक्ति सम्यक्प्रकारसे बढ गई है, तब शत्रुओका विनाश करनेकी चेष्टा करैं. ॥ ११ ॥ अतएव इस समय विनयसहित छल प्रकाशपूर्वक साम अवलम्बन करके मेरे आनेकी प्रतीक्षा कर अपने घरमे रहो ॥ १२ ॥ हे दानवगण ! जब महादेवजीसे मंत्रग्रहण करके आऊं तब मंत्रके बलसे युक्त होकर पुनर्वार देवताओसे युद्ध आरंभ करो ॥१३॥ हे राजन् ! शुक्राचार्यजी इस प्रकार कहकर मंत्र लानेमे कृतनिश्चय हो महादेवजीके निकट गये ॥ १४ ॥ इधर दानवगणोने संधि ( मेल ) करनेके लिये सत्यवादी, स्थिरचित्त, विशेष कर देवताओके विश्वास प्रद प्रह्लादको देवताओके पास भेजा ॥ १५ ॥ राजवर प्रह्लादने असुरोंके सहित विनयावनत होकर अत्यन्त विनयसे देवताओसे इस प्रकार वचन

कहे ॥ १६ ॥ हे देवताओ ! इस समय हम सबनेही अस्त्र और वर्म ( कवच ) का त्याग किया है, अब हम वल्कलधारण करके तपका अनुष्ठान करेंगे, यही हमारी इच्छा है ॥ १७ ॥ देवता प्रह्लादके यह सत्य वचन सुनकर युद्धसे निवृत्त हुए और संग्रामजनित दुःख सन्ताप छोडकर आनन्दित हुए ॥ १८ ॥ दैत्यगणोंके शस्त्रपरित्याग करनेपर देवता युद्धसे निवृत्त हो विश्वस्तचित्तसे घर जाय चित्तको स्थिर कर आमोद प्रमोदमें रत हुए ॥ १९ ॥ दैत्यलोगभी दंभअवलम्बन करके तपमे निरत तपस्वी हो शुक्राचार्यजीके आनेकी इच्छासे कश्यपजीके आश्रममें वास करने लगे ॥ २० ॥ इधर शुक्राचार्यजीने कैलासमे जाकर श्रीमहादेवजीको प्रणाम किया, तब महादेवजीने उनसे आनेका कारण पूंछा ॥ २१ ॥ तब शुक्राचार्यने कहा, जो मंत्र देवताओंके

न्यस्तशस्त्रावयंसर्वेनिःसन्नाहास्तथैवच ॥ देवास्तपश्चरिष्यामःसंवृतावल्कलैर्युताः ॥ १७ ॥ प्रह्लादस्यवचःश्रुत्वासत्याऽभिव्याहृतंतुतत् ॥
ततोदेवान्यवर्ततविज्वरामुदिताश्चते ॥१८॥ न्यस्तशस्त्रेषुदैत्येषुविनिवृत्तास्तदासुराः॥विश्रब्धाःस्वगृहान्गत्वाक्रीडासक्ताःसुसंस्थिताः॥१९॥
दैत्यादंभंसमालब्ध्यतापसास्तपिसंयुताः ॥ कश्यपस्याऽऽश्रमेवासंचक्रुःकाव्याऽऽगमेच्छया ॥ २० ॥ काव्योगत्वाऽथकैलासंमहादेवंप्रणम्य
च ॥ उवाच विभुनापृष्टःकिंतेकार्यमितिप्रभुः ॥ २१ ॥ मंत्रानिच्छाम्यहंदेवयेनसंतिबृहस्पतौ ॥ पराजयायदेवानामसुराणांजयायच ॥ २२ ॥
व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यसर्वज्ञःशंकरःशिवः ॥ चिंतयामासमनसाकिंकर्तव्यमतःपरम् ॥ २३ ॥ सुरेषुद्रोहबुद्ध्याऽसौमंत्रार्थमिहसां
प्रतम् ॥ प्राप्तःकाव्योगुरुस्तेषां दैत्यानांविजयायच ॥ २४ ॥ रक्षणीयामयादेवाइतिसंचिंत्यशंकरः ॥ दुष्करंव्रतमत्युग्रंतमुवाचमहेश्वरः ॥२५॥
पूर्णवर्षसहस्रंतुकणधूममवाक्छिराः ॥ यदिपास्यसिभद्रंतेततोमंत्रानवाप्स्यसि ॥ २६ ॥

पास नहीं है मैं देवताओकी पराजय और असुरोकी जीतके लिये उन्हीं सब मंत्रोको ग्रहण करनेकी इच्छा करता हूं ॥२२॥ हे राजन् ! कल्याणप्रद सर्वज्ञ महादेव जीने उनका यह वचन सुनकर मनमे विचार किया कि अब क्या करना चाहिये ॥ २३ ॥ फिर उन्होंने मनमे स्थिर किया कि दैत्यगुरु शुक्राचार्य देवताओंके प्रति विद्रोहाचरण करेंगे, इसप्रकार बुद्धियुक्त हो, असुरोकी विजयकेलिये मेरे पास मंत्र लेनेको आये हैं ॥ २४ ॥ क्योकि देवताओकी रक्षा करना हमारा अत्यन्त कर्तव्य है, उन्होंने इसप्रकार विचार कर काव्यको एक कठिन व्रतके अनुष्ठान करनेका उपदेश दिया ॥ २५ ॥ कि पूरे हजार वर्षतक ऊर्ध्वपद ( ऊंचे पैर ) और

नीचेको शिर ऐसा होकर यदि कणधूम ( तुषका धुआं ) पान करसको तो तुम्हारी कामना पूर्ण होगी और उसके द्वारा मंत्रलाभ करसकोगे ॥ २६॥ शुक्राचार्य इस प्रकार सुन महादेवजीको प्रणाम कर " हे सुरेश्वर । आप जो अनुमति देते हैं, मैं उसी प्रकार उस व्रतका अनुष्ठान करूंगा " यह कहकर उसको स्वीकार किया ॥ २७ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! शुक्राचार्य महादेवजीसे इसप्रकार स्वीकार कर मंत्रके लिये कृतनिश्चय हुए और शमगुण अवलंबन कर धूमपानमें निरत हो उस कठोरतर अत्युत्तम व्रतका अनुष्ठान करनेलगे ॥ २८॥ तदनन्तर देवतालोग शुक्राचार्यको व्रतमे निरत और दैत्यगणोंको दंभयुक्त देखकर मंत्रण ( सलाह ) में तत्पर हुए ॥ २९ ॥ हे नरेन्द्र। देवता मनहीमनमे विचार कर जिसस्थानमे दानवप्रवरगण वास करते थे, अस्त्र शस्त्र धारणपूर्वक समरमें उद्यत हो उसी

इत्युक्तोऽसौप्रणम्येशंबाढमित्यब्रवीद्वचः ॥ व्रतंचराम्यहंदेवत्वयाऽऽज्ञप्तःसुरेश्वर ॥ २७ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वाशंकरंकाव्यश्चकारव्रतमुत्तमम् ॥ धूमपानरतःशांतोमंत्रार्थंकृतनिश्चयः ॥ २८ ॥ ततोदेवाःपरिज्ञात्वाकाव्यंव्रतरतंतदा ॥ दैत्यान्दंभरतांश्चैवबभूवुर्मंत्रतत्पराः ॥ २९ ॥ विचार्यमनसासर्वेसंग्रामायोद्यतानृप ॥ ययुर्धृतायुधास्तत्रयत्रतेदानवोत्तमाः ॥ ३० ॥ तानागतान्समीक्ष्याऽथसायुधान्दंशितांस्तथा ॥ आसंस्तेभयसंविग्नादैत्यादेवान्समंततः ॥ ३१ ॥ उत्पेतुःसहसातेवैसन्नद्धान्भयकर्शिताः ॥ अब्रुवन्वचनंतथ्यंतेदेवान्बलदर्पितान् ॥ ३२ ॥ न्यस्तशस्त्रेभयवतिआचार्येव्रतमास्थिते ॥ दत्त्वाभयंपुरादेवाःसंप्राप्तानोजिघांसया ॥ ३३ ॥ सत्यंवःक्वगतंदेवाधर्मश्चश्रुतिनोदितः ॥ न्यस्तशस्त्रानहंतव्याभीताश्चशरणंगताः ॥३४॥ देवाऊचुः ॥ भवद्भिःप्रेषितःकाव्योमंत्रार्थंकुहकेनच ॥ तपोज्ञानंहियुष्माकंतेनयुध्यामएवहि॥३५॥

स्थानमें गये ॥ ३०॥ दैत्यगण देवताओंको आयुध और कवच धारण किये चारोओरसे आया देखकर भयसे अत्यन्त उद्विग्न होगये ॥ ३१॥ वे देवताओंको सहसा अस्त्रशस्त्रोसे सजाहुआ देखकर चकित हुए और भयसे कातर हो बलदर्पित देवताओंसे नीतिगर्भ वचन कहने लगे ॥ ३२॥ हे देवताओ । हमने अस्त्र त्याग कियाहै, हमारे आचार्य देवव्रतमे निरत हुए हैं, और आपने पूर्वमें हमको अभय दिया है तो किस निमित्त इस समय हमको मारनेके निमित्त सुसज्जित होकर उपस्थित हुएहो ॥ ३३ ॥ हे देवतालोगो। तुम्हारा सत्य और श्रुतिविहित धर्म कहाँ गया ? श्रुतिमे कहा कि शस्त्रत्यागी भीत और शरणागतका विनाश न करै, उस धर्मका आपने क्यो परित्याग किया ?॥ ३४॥ देवताओने कहा तुमने मंत्रशिक्षाके निमित्त शुक्राचार्यजीको छलपूर्वक भेजा है, तुम्हारी दुष्टभावयुक्त तपस्याको हमने जानलिया

है. अतएव इस समय हम तुम्हारे संग निःसंदेह युद्ध करैंगे ॥ ३५ ॥ तुम इस समय युद्ध करनेके लिये अस्त्र शस्त्र ग्रहण करके सज्जित होओ. देखो छिद्रपाते ही
शत्रुको मारना चाहिये. यही सनातन धर्म है ॥ ३६ ॥ व्यासजी बोले हे राजन्! दैत्यलोग देवताओंके ये वचन सुन आपसमें विचारकर सभी भयसे विह्वल हुए
और उस स्थानसे निकलकर भागे ॥ ३७ ॥ दानवलोग डरकर शुक्राचार्यकी माताके शरणमें गये। तब शुक्रजननीने उनको भयसे अत्यन्त संतप्त देख अभय
देकर कहा ॥ ३८ ॥ तुमको भय नहीं हे दानवगणों! तुम भयका परित्याग करो. तुम जब मेरे समीप अवस्थान करते हो तब फिर भयका विषय कुछ भी नहीं
है. निर्भय इस स्थानमें वास करो ॥ ३९ ॥ असुरगण उनका यह वचन सुनकर उद्वेगहीन हुए और आयुधरहित होकर भी उस स्थानमे भय छोड़कर वास करने

शत्रुश्छिद्रेणहंतव्यएषधर्मःसनातनः ॥ ३६ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंदैत्याविचार्यचपर
स्परम् ॥ पलायनपराःसर्वेनिर्गताभयविह्वलाः ॥ ३७ ॥ शरणंदानवाजग्मुर्भीतास्तेकाव्यमातरम् ॥ दृष्ट्वातानतिसंतप्तानभयंचददावथ ॥
॥३८॥ काव्यमातोवाच ॥ नभेतव्यंनभेतव्यंभयंत्यजतदानवाः ॥ मत्सन्निधौवर्तमानान्नभीर्भवितुमर्हति ॥ ३९ ॥ तच्छ्रुत्वावचनंदैत्याः
स्थितास्तत्रगतव्यथाः ॥ निरायुधाह्यसंभ्रांतास्तत्राऽऽश्रमवरेऽसुराः ॥ ४० ॥ देवास्तान्विद्रुतान्वीक्ष्यदानवांस्तेपदानुगाः ॥ अभिजग्मुः
प्रसह्यैतानविचार्यबलाबलम् ॥ ४१ ॥ तत्राऽऽगताःसुराःसर्वेहंतुंदैत्यान्समुद्यताः ॥ वारिताःकाव्यमात्राऽपिजघ्नुस्तानाश्रमस्थितान् ॥४२॥
हन्यमानान्सुरैर्दृष्ट्वाकाव्यमाताऽतिवेपिता ॥ उवाचसर्वान्सनिद्रांस्तपसावैकरोम्यहम् ॥४३॥ इत्युक्त्वाप्रेरितानिद्रातानागत्यपपातच ॥ सेंद्रा
निद्रावशंयातादेवामूकवदास्थिताः ॥ ४४ ॥ इंद्रंनिद्राजितंदृष्ट्वादीनंविष्णुरभाषत ॥ मांत्वंप्रविशभद्रंतेनयेत्वांचसुरोत्तम ॥ ४५ ॥

लगे ॥ ४० ॥ इधर देवतागण दानवोंको भागता देख उनके पीछे पीछे दौडे और बलाबल न विचारकर उस आश्रममे जाय दैत्योंका हनन करनेमें उद्यत हुए
॥ ४१ ॥ तब शुक्राचार्यकी माताने निवारण किया किन्तु उनके निवारण करनेपर भी देवतालोग उनका वचन न सुन आश्रमस्थित दैत्योंको हनन करने लगे
॥ ४२ ॥ देवताओंको असुरोंका वध करता देख शुक्रमाताने अत्यन्त रुष्ट होकर कहा मैं तपोबलसे अभी देवताओंको निद्रित करती हूं ॥ ४३ ॥ उसने यह कह
कर निद्राको प्रेरण किया. निद्राने जाय देवताओंको मोहित कर भूमिमें गिरा दिया. तब देवता इन्द्रके सहित निद्रामें अभिभूत होकर मूककी समान अवस्थिति
करने लगे ॥ ४४ ॥ भगवान् विष्णुने इन्द्रको निद्रासे ग्रसित और दीन देखकर कहा हे सुरोत्तम! तुम मुझमें प्रवेश करो. इसमें तुम्हारा मंगल होगा मैं तुमको

अन्यत्रलेजाऊंगा ॥ ४५ ॥ इन्द्रने इसप्रकार सुनकर विष्णुके शरीरमें प्रवेश किया तव हरिसे रक्षित हो इन्द्र निद्रारहित और निर्भय हुए ॥ ४६ ॥ देवराज इन्द्रको हारिसे रहित और व्यथारहित हुआ देखकर शुक्रमाता क्रुद्ध होकर इस प्रकार कहनेलगी ॥ ४७ ॥ हे इन्द्र ! मै आज तपोबलसे विष्णुके सहित तुमको भक्षण करूंगी सव देवतालोग यह देखे. हे इन्द्र ! तुम मेरा तपोवल इसी प्रकार जानो ॥ ४८ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! शुक्राचार्यजीकी माताके इसप्रकार कहनेपर विष्णु और इन्द्र दोनोंही योगवियामें अभिभूत और स्तब्ध होकर रहे ॥ ४९ ॥ देवतागण उनको अत्यन्त अभिभूत और पीड़ित देखकर अतिशय विस्मित हुए और अत्यन्त दीनमन होकर हाहाकार करने लगे ॥ ५० ॥ शचीपति इन्द्रने देवताओंको आर्त्तनाद करताहुआ देखकर विष्णुसे कहा, हे मधुसूदन!

एवमुक्तस्ततोविष्णुंप्रविवेशपुरंदरः ॥ निर्भयोगतनिद्रश्चबभूवहारिरक्षितः ॥ ४६ ॥ रक्षितंहारिणादृष्ट्वाशक्रंतत्रगतव्यथम् ॥ काव्यमाताततःक्रुद्धा वचनंचेदमब्रवीत् ॥४७॥ मघवंस्त्वांभक्षयामिसविष्णुंवैतपोबलात्॥पश्यतांसर्वदेवानामीदृशंमेतपोबलम्॥४८॥व्यासउवाच॥ इत्युक्तौतुतया देवौविष्णिवद्रौयोगविद्यया ॥ अभिभूतौमहात्मानौस्तब्धौतौसंबभूवतुः ॥ ४९ ॥ विस्मितास्तुतदादेवादृष्ट्वातावतिबाधितौ ॥ चक्रुःकिलकिलाशब्दंततस्तेदीनमानसाः ॥ ५० ॥ क्रोशमानान्सुरान्दृष्ट्वाविष्णुंप्राहशचीपतिः ॥ विशेषेणाऽभिभूतोऽस्मित्वत्तोऽहंमधुसूदन ॥ ५१ ॥ जह्येनांतरसाविष्णोयावन्नौनदहेत्प्रभो ॥ तपसादर्पितांदुष्टांमाविचारयमाधव॥५२॥ इत्युक्तोभगवान्विष्णुःशक्रेणप्रथितेनच ॥ चक्रंसस्मारतरसाघृणांत्यक्त्वाऽथमाधवः॥५३॥स्मृतमात्रंतुसंप्राप्तंचक्रंविष्णुवशानुगम् ॥ दधारचकरेक्रुद्धोवधार्थंशक्रनोदितः ॥५४॥ गृहीत्वातत्करेचक्रंशिरश्चिच्छेदरंहसा ॥ हतांदृष्ट्वातुतांशक्रोमुदितश्चाभवत्तदा ॥ ५५ ॥ देवाश्चाऽतीवसंतुष्टाहरिंजयजयेतिच ॥ तुष्टुवुर्मुदिताःसर्वेसंजाताविगतज्वराः॥५६॥

मै आपकी अपेक्षा विशेष अभिभूत हुआ हूं ॥ ५१ ॥ हे माधव! अब विचारका प्रयोजन नहीं है, यह तपोदर्पिता दुष्टा जवतक हमको दग्ध न करै, तवतक शीघ्र इसका विनाश करो ॥ ५२ ॥ भगवान् विष्णुने अतिपीडित शत्रुसे इसप्रकार अविहित होकर स्त्रीवधजनित घृणाका परित्याग करके शीघ्र सुदर्शनका स्मरण किया ॥ ५३ ॥ विष्णुका वशीभूत चक्र स्मरण करतेही उपस्थित हुआ, तव इन्द्रकी प्रेरणासे क्रोधित होकर भगवान्ने चक्रधारण किया ॥ ५४ ॥ और फिर क्रोधयुक्त हो वेगसहित निक्षेप करके शुक्राचार्यकी माताका शिर काटडाला, यह देखकर इन्द्र अतिशय आनंदित हुए ॥ ५५ ॥ देवतालोग भी संतापरहित होकर जयजय शब्दसे हरिका स्तव करने लगे ॥ ५६ ॥

इन्द्र और विष्णु तिसकाल सब क्लेशसे छूट गये. किन्तु भृगुके दारुण दुरतिक्रमणीय शापकी बात मनमें विचारकर अत्यन्त शंका करने लगे ॥ ५७ ॥
इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायामेकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज जन्मेजय ! अनन्तर भगवान् भृगु विष्णुका स्त्रीवध
रूप दारुण पापकार्य देखकर क्रोधसे काँपने लगे और अत्यन्त दुःखार्त्त होकर मधुसूदनसे बोले ॥ १ ॥ भृगु बोले हे मधुसूदन ! तुम अतिशय बुद्धिमान् हो और
जानकर भी ऐसा अकार्य किया. क्या आश्चर्य है ? इस विप्रकन्याका वध एक बार मनमें धारण करनेको भी समर्थ नहीं हुआ जाता और तुमने उसको साक्षात्
संपादन किया ॥ २ ॥ हे देव ! महर्षिगण तुमको सत्वगुणसंपन्न, ब्रह्माको रजोगुणयुक्त और शंभुको तमोगुणयुक्त कहते है. तब इस समय उसके विपरीत क्यों हुआ. ॥

इंद्राविष्णूतुसंजातौतत्क्षणाद्धृदयव्यथौ ॥ स्त्रींवधाच्छंकमानौतुभृगोःशापंदुरत्ययम् ॥ ५७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेचतुर्थस्कंधे
एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ ॥ छ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ तंदृष्ट्वातुवधंघोरंचुक्रोधभगवान्भृगुः ॥ वेपमानोऽतिदुःखार्तःप्रोवाचमधुसूद
नम् ॥ १ ॥ भृगुरुवाच ॥ अकृतंतेकृतंविष्णोजानन्पापंमहामते ॥ वधोऽयंविप्रजातायामनसाकर्तुमक्षमः ॥ २ ॥ आख्यातस्त्वंसत्त्वगुणः
स्मृतोब्रह्माचराजसः ॥ तथाऽसौतामसःशंभुर्विपरीतंकथंस्मृतम् ॥ ३ ॥ तामसस्त्वंकथंजातःकृतंकर्मातिनिंदितम् ॥ अवध्यास्त्रीत्वयाविष्णो
हताकस्मान्निरागसा ॥ ४ ॥ शपामित्वांदुराचारंकिमन्यत्प्रकरोमिते ॥ विधुरोऽहंकृतःपापत्वयाऽहंशक्रकारणात् ॥ ५ ॥ नशपेऽहंतथाशक्रंश
पेत्वांमधुसूदन ॥ सदाछलपरोऽसित्वंकीटयोनिर्दुराशयः ॥ ६ ॥ येचत्वांसात्त्विकंप्राहुस्तेमूर्खामुनयःकिल ॥ तामसस्त्वंदुराचारःप्रत्यक्षंमे
जनार्दन ॥ ७ ॥ अवतारामृत्युलोकेसंतुमच्छापसंभवाः ॥ प्रायोगर्भभवंदुःखंभुंक्ष्वपापाज्जनार्दन ॥ ८ ॥

॥ ३ ॥ तुमने किसलिये तमोगुणयुक्त होकर अतिनिन्दित कर्म किया? हे विष्णु ! स्त्रीजाति अवध्य अर्थात् मारनेयोग्य नहीं है. तो विना अपराध इस अबला नारीका
क्यो विनाश किया ॥ ४ ॥ तुमने अत्यन्त निन्दित कार्यका आचरण किया है. इस समय मै तुम्हारा क्या करूं ? तुमको शाप देनाही युक्तिसंगत विचारता हूं. हे
पापिष्ठ ! तुमने इन्द्रकेलिये मुझको अत्यन्त दुःखान्वित और कातर किया है ॥ ५ ॥ मै इन्द्रको शाप नहीं दूंगा. तुम सदाही कपटभाव अवलंबन और काले सर्पकी
समान व्यवहार करते हो. तुम अत्यन्त दुष्टाशय हो. मैं तुमकोही शाप देता हूं ॥ ६ ॥ जो मुनिगण तुमको सत्वगुणसंपन्न कहते है वे अत्यन्त मूर्ख है. तुम जो अति
शय दुराचारी हो वह मैंने आज प्रत्यक्ष जाना ॥ ७ ॥ हे विष्णु ! तुम मेरे शापसे मत्यलोकमे अनेकवार अवतीर्ण होकर पापकर्मका फलस्वरूप प्रायः गर्भकी यंत्रणाभोग करोगे

इसमें संदेह नहीं॥ ८॥हे राजन्! भगवान् विष्णु उसीशापके वश धर्मनष्ट होनेसे लोकोंका हित करनेकेलिये इस मनुष्यलोकमें वारंवार अवतीर्ण होते हैं ॥ ९ ॥ जन्मेजयने कहा हे मुनिवर! तेजपुंजशाली चक्रद्वारा भृगुकी भार्याके वहां निहत होनेपर उन महात्माका पुनर्वार गार्हस्थ्य धर्म किस प्रकार संपादित हुआ था ? ॥ १० ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! कार्यविद् भृगुजीने क्रोधयुक्त हो हरिको इसप्रकार शाप दे फिर उस छिन्नमस्तकको ग्रहणपूर्वक शीघ्र देहके ऊपर लगाकर कहा॥ ११॥ हे देवि ! इस समय विष्णुने तुमको मारा है, मैं तुमको अभी जीवित करता हूं यदि मैं सब धर्मोंको जानता हूं, यदि मैं धर्मका आचरण करता हूं॥ १२॥ यदि मैं सदाही सत्य कहता हूं तौ उस धर्मके बलसे तुम जीवन लाभ करो सब देवता लोग मेरा तपोबल देखें ॥ १३॥ यदि सत्यही मेरा वेदाध्ययन और वेदज्ञान है, यदि मेरा तपोबल है तो तुमको अभिमंत्रित शीतल जलसे प्रोक्षितकरके तपोबलके द्वारा इसी समय जीवित करता हूं ॥ १४॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! भृगुद्वारा जलसे संप्रोक्षित होकर भृगुभार्या तत्काल जीवनलाभ करके उठी और परमप्रीतिलाभ करके कुछेक हँसनेलगी॥ १५॥ तिसका सब जीवगणोने उसको सोते हुएकी समान उठी देखकर भृगुको और उसको चारो ओरसे "साधु साधु" कहकर स्तव किया था ॥ १६ ॥ हे राजन्! इसप्रकार उस वरवर्णिनीके भृगुसे जीवनलाभ करनेपर इन्द्रादि देवता उसको देख अत्यन्त विस्मित हुए ॥ १७ ॥ तब इन्द्रने देवताओंसे कहा हे देवताओ ! इस समय तो शुक्रजननीने भृगुद्वारा जीवन लाभ किया किन्तु शुक्राचार्य घोरतर तपस्या करके मंत्रलाभ करनेपर न जाने हमारा क्या अनिष्ट करेंगे ॥ १८ ॥ व्यासजीने कहा हे नरेन्द्र ! तिसकाल देवरा

व्यासउवाच ॥ ततस्तेनाऽथशापेननष्टेधर्मेपुनःपुनः ॥ लोकस्यचहितार्थायजायतेमानुषेष्विह ॥ ९ ॥ राजोवाच ॥ भृगुभार्याहतातत्रचक्रेणामिततेजसा ॥ गार्हस्थ्यंचपुनस्तस्यकथंजातंमहात्मनः ॥१०॥ व्यासउवाच ॥ इतिशप्त्वाहरिंरोषात्तदादायशिरस्त्वरन् ॥ कायेसंयोज्यतरसाभृगुःप्रोवाचकार्यवित् ॥ ११ ॥ अद्यत्वांविष्णुनादेविहतांसंजीवयाम्यहम् ॥ यदिकृत्स्नोमयाधर्मोज्ञायतेचारितोऽपिवा ॥ १२ ॥ तेनसत्येनजीवेतयदिसत्यंब्रवीम्यहम् ॥ पश्यंतुदेवताःसर्वाममतेजोबलंमहत् ॥ १३ ॥ अद्भिस्तांप्रोक्ष्यशीताभिर्जीवयामितपोबलात् ॥ सत्यंशौचंतथावेदायदिमेतपसोबलम् ॥ १४ ॥ व्यासउवाच ॥ अद्भिःसंप्रोक्षितादेवीसद्यःसंजीवितातदा॥ उत्थितापरमप्रीताभृगोर्भार्याशुचिस्मिता ॥१५॥ ततस्तांसर्वभूतानिदृष्ट्वासुप्तोत्थितामिव ॥ साधुसाध्वितितंतांतुतुष्टुवुःसर्वतोदिशम् ॥ १६ ॥ एवंसंजीवितातेनभृगुणावरवर्णिनी ॥ विस्मयंपरमंजग्मुर्देवाःसेंद्राविलोक्यतत् ॥ १७ ॥ इंद्रःसुरानथोवाचमुनिनाजीवितासती ॥ काव्यस्तप्त्वातपोघोरंकिंकरिष्यतिमंत्रवित् ॥ १८ ॥ व्यासउवाच ॥ गतानिद्रासुरेन्द्रस्यदेहेऽक्षेममभून्नृप ॥ स्मृत्वाकाव्यस्यवृत्तांतंमंत्रार्थमतिदारुणम् ॥ १९ ॥

जकी वह निद्रारूपिणी माया दूर होनेपरभी शुक्राचार्यकी मंत्रप्राप्तिके लिये उस अतिदारुण तपस्याका वृत्तान्त सुनकर उनके देहमे दुःखका संचार हुआ ॥ १९ ॥
अनन्तर सुरपति इन्द्रने मनमें विचार करके अपनी कन्या तन्वंगी जयन्तीसे सस्मित वचनसे कहा ॥ २० ॥ हे तनये ! मै तुमको शुक्राचार्यकी सेवामें नियोजित
करता हूं. हे तन्वंगी ! वहां जाकर मेरा कार्य साधनके निमित्त उस तपश्चारी शुक्रकी आराधना करके वशीभूत कर ॥ २१ ॥ उस उत्तम आश्रममें शीघ्र जाकर जिस
जिस कार्यसे मुनिका मन परितुष्ट हो, उसी उसी प्रियकार्यके अनुष्ठानसे तुम उनकी आराधना करके मेरा भय दूर करो ॥ २२ ॥ उस विशालाक्षी मनोरमा जय
न्तीने पिताका वचन सुनकर वहां गमन किया और वहां देखा कि शुक्राचार्य आश्रममें तपोनिरत होकर धूमपान करते हे ॥ २३ ॥ शुक्राचार्यके देहको देख

विमृश्यमनसाशक्रोजयंतींस्वसुतांतदा ॥ उवाचकन्यांचार्वंगींस्मितपूर्वमिदंवचः ॥ २० ॥ गच्छपुत्रिमयादत्ताकाव्यायत्वंतपस्विने ॥ समा
राधयतन्वंगिमत्कृतेतंवशंकुरु ॥ २१ ॥ उपचारैर्मुनितैस्तैःसमाराध्यमनःप्रियैः ॥ भयंमेतरसागत्वाहरतत्रवराश्रमे ॥ २२ ॥ सापितुर्वचनंश्रु
त्वातत्राऽगच्छन्मनोरमा ॥ तमपश्यद्विशालाक्षीपिबंतंधूममाश्रमे ॥ २३ ॥ तस्यदेहंसमालोक्यस्मृत्वावाक्यंपितुस्तदा ॥ कदलीदलमादाय
वीजयामासतंमुनिम् ॥ २४ ॥ निर्मलंशीतलंवारिसमानीयसुवासितम् ॥ पानायकल्पयामासभक्त्यापरमयालघु ॥ २५ ॥ छायांवस्त्राऽऽत
पत्रेणभास्करेमध्यगेसति ॥ रचयामासतन्वंगीस्वयंधर्मेस्थितासती ॥ २६ ॥ फलान्यानीयदिव्यानिपक्वानिमधुराणिच ॥ मुमोचाग्रेमुनेस्त
स्यभक्ष्यार्थविहितानिच ॥ २७ ॥ कुशाःप्रादेशमात्राहिहरिताःशुकसन्निभाः ॥ दधाराऽग्रेऽथपुष्पाणिनित्यकर्मसमृद्धये ॥ २८ ॥ निद्रार्थं
कल्पयामाससंस्तरंपल्लवान्वितम् ॥ तस्मिन्मुनौचाऽऽदरस्थाचकारव्यजनंशनैः ॥ २९ ॥ हावभावादिकंकिंचिद्विकारजननंचतत् ॥ नच
कारजयंतीसाशापभीतामुनेस्तदा ॥ ३० ॥

और पिताका वचन स्मरण कर जयंती केलेके पत्ते लाय उनकी बयार करने लगी ॥ २४ ॥ बुद्धिशालिनी जयन्ती अव्यग्र रहकर निर्मल, सुशीतल और सुवासित
जल लाकर परमभक्तिसहित उनके पान करनेके लिये धीरे धीरे रख देती ॥ २५ ॥ वह सुंदरी जयन्ती स्वयं धर्ममें नियुक्त रहकर इसप्रकार शुक्राचार्यकी सेवा करने
लगी जब मार्त्तण्डदेव मस्तकपर गमन करते तब वस्त्रद्वारा उनके मस्तकपर छत्रकी रचना करके छाया करदेती ॥ २६ ॥ मुनिके भक्षण करनेको शास्त्रविहित दिव्य
पके हुए और मधुर फल लाकर उनके सन्मुख रख देती ॥ २७ ॥ उनके नित्यकर्म समाधानार्थ तोतेके शरीरकी समान हरिद्वर्ण प्रादेशप्रमाण कुश और पुष्प उनके आगे
रख देती ॥ २८ ॥ मुनिकी निद्राके लिये कोमल पल्लवोंसे शय्याकी रचनाकर रखती और उस मुनिके प्रति भक्तियुक्त स्थित हो बयार करती ॥ २९ ॥ जयन्ती मुनिके

शापदेनेके भयसे भीत होकर कभी हावभावादि मनोविकारजनक कुछभी कार्य नहीं करती ॥ ३० ॥ वह सुभाषिणी कृशांगी प्रीतिकर और अनुकूल वचनोंसे महात्मा शुक्राचार्यकी स्तुति करती ॥ ३१ ॥ मुनिके जागरित होनेपर उनके आचमनके लिये जल लाकर सन्मुख रखती इस प्रकार मुनिके मनके अनुकूल आचरण करके जयन्ती उस स्थानमें वास करनेलगी ॥ ३२ ॥ भयातुर इन्द्रभी उस मुनिकी प्रवृत्ति जाननेके लिये वहां सेवकगणोंको भेजतेथे ॥ ३३ ॥ इसप्रकार क्रोधरहित और ब्रह्मचर्यपरायण इन्द्रतनया जयन्ती बहुत कालतक शुक्राचार्यकी सेवामें नियुक्त रही ॥ ३४ ॥ क्रमक्रमसे हजार वर्ष पूर्ण होनेपर श्रीमहादेवजी परितुष्ट और प्रसन्नमन हो वरदेनेके निमित्त शुक्राचार्यसे कहने लगे ॥ ३५ ॥ शिवजी बोले हे भृगुनंदन ब्रह्मन् ! इस विश्वसंसारमें जो कुछ विद्यमान है तुम नेत्रोंसे

स्तुतिंचकारतन्वंगीगीर्भिस्तस्यमहात्मनः ॥ सुभाषिण्यनुकूलाभिःप्रीतिकर्त्रीभिरप्युत ॥ ३१ ॥ प्रबुद्धेजलमादायदधाराचमनायच ॥ मनोनुकूलंसततंकुर्वतीव्यचरत्तदा ॥ ३२ ॥ इंद्रोऽपिसेवकांस्तत्रप्रेषयामासचातुरः ॥ प्रवृत्तिंज्ञातुकामोवैमुनेस्तस्याजितात्मनः ॥ ३३ ॥ एवंबहूनिवर्षाणिपरिचर्यापराभवत् ॥ निर्विकाराजितक्रोधाब्रह्मचर्यपरासती ॥ ३४ ॥ पूर्णेवर्षसहस्रेतुपरितुष्टोमहेश्वरः ॥ वरेणच्छंदयामासकाव्यंप्रीतमनाहरः ॥ ३५ ॥ ईश्वरउवाच ॥ यच्च किंचिदपिब्रह्मन्विद्यतेभृगुनंदन ॥ प्रतिपश्यसियत्सर्वंयच्चवाच्यंनकस्यचित् ॥ ३६ ॥ सर्वाभिभावकत्वेनभविष्यसिनसंशयः ॥ अवध्यःसर्वभूतानांप्रजेशश्चद्विजोत्तमः ॥ ३७ ॥ व्यासउवाच ॥ एवंदत्त्वावरान्शंभुस्तत्रैवांतरधीयत ॥ काव्यस्तामथसंवीक्ष्यजयंतींवाक्यमब्रवीत् ॥ ३८ ॥ काऽसिकस्यासिसुश्रोणिब्रूहिकिंतेचिकीर्षितम् ॥ किमर्थमिहसंप्राप्ताकार्यंवदवरोरुमे ॥३९॥ किंवांछसिकरोम्यद्यदुष्करंचेत्सुलोचने ॥ प्रीतोऽस्मित्वत्कृतेनाऽद्यवरंवरयसुव्रते ॥ ४० ॥

जो कुछ देखतेहो और जो किसीके वचनगोचरभी नहीं है ॥ ३६ ॥ तुम उन सबके अभिभावकजीतनेवाले होकर प्रभुत्व करोगे, इसमें संदेह नहीं. इसके अतिरिक्त तुम सबजीवगणोंसे अवध्य प्रजाओंके ईश्वर और द्विजश्रेष्ठ होगे इसमें संदेह नहीं है ॥ ३७ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! देवदेव शम्भु इसप्रकार वर देकर उसी स्थानमें अन्तर्हित होगये. तब शुक्राचार्य जयन्तीको देखकर कहने लगे ॥ ३८ ॥ हे सुश्रोणी ! तुम कौन हो किसकी कन्या हो ? तुम्हारे मनकी अभिलाषा क्या है ? किस निमित्त तुम यहां आई हो ? हे वामोरु ! तुम्हारा क्या कार्य है ? वह कहो ॥ ३९ ॥ हेसुलोचने ! मैं तुम्हारे कार्यसे अत्यन्त प्रसन्न हुआ हूं, तुम मेरे

निकट क्या वांछा करती हो ? हे सुव्रते ! तुम वर मांगो वह मैं अत्यन्त दुष्कर होनेपरभी तुमको दूंगा ॥ ४० ॥ यह सुनकर जयन्तीका मुखकमल प्रफुल्लित हुआ तब सुव्रता बालाने विनयनम्र वचनद्वारा तपोधनसे कहा, हे भगवन् ! मेरा मनोरथ आप तपोबलसे जान लीजिये ॥ ४१ ॥ शुक्राचार्यजीने कहा मैंने तुम्हारे मनका भाव जान लिया है तो भी तुम भलीभांति समझाकर कहो, सर्वथा तुम्हारा मंगल संपादन करूंगा मैं तुम्हारी सेवासे अत्यन्त प्रसन्न और परितुष्ट हुआ हूं ॥ ॥ ४२ ॥ जयन्तीने कहा हे ब्रह्मन् ! मैं इन्द्रकी कन्या जयन्तकी छोटी वहन हूं, पिताने मुझको आपके समर्पण किया है ॥ ४३ ॥ मैं आपसे सकामा हुई हूं इस समय आप मेरी इच्छा पूर्ण कीजिये. हे महाभाग ! मैं धर्मानुसार प्रीतिपूर्ण हृदयसे आपके संग रमण करूं यही मेरी इच्छा है ॥ ४४ ॥ शुक्राचार्यजी बोले हे नितम्बिनी ! तुम दशवर्षपर्यन्त सब भूतोंसे अदृश्य हो अपनी इच्छानुसार मेरे संग रमण करो ॥ ४५ ॥ श्रीव्यासजी बोले हे महाराज ! भार्गवश्रेष्ठ शुक्राचार्य

ततःसातुमुनिंप्राहजयंतीमुदितानना ॥ चिकीर्षितंमेभगवंस्तपसाज्ञातुमर्हसि ॥ ४१ ॥ काव्यउवाच ॥ ज्ञातंमयातथाऽपित्वंब्रूहियन्मनसेप्सितम् ॥ करोमिसर्वथाभद्रंप्रीतोऽस्मिपरिचर्यया ॥ ४२ ॥ जयंत्युवाच ॥ शक्रस्याऽहंसुताब्रह्मन्पित्रातुभ्यंसमर्पिता ॥ जयंतीनामतश्चाऽहंजयंताऽवरजामुने ॥ ४३ ॥ सकामाऽस्मित्वयिविभोवांछितंकुरुमेऽधुना ॥ रंस्येत्वयामहाभागधर्मतःप्रीतिपूर्वकम् ॥ ४४ ॥ शुक्रउवाच ॥ मयासहत्वंसुश्रोणिदशवर्षाणिभामिनि ॥ सर्वैर्भूतैरदृश्याचरमस्वेहयदृच्छया ॥ ४५ ॥ व्यासउवाच ॥ एवमुक्त्वागृहंगत्वाजयंत्याःपाणिमुद्वहन् ॥ तयासहावसद्देव्यादशवर्षाणिभार्गवः ॥ ४६ ॥ अदृश्यःसर्वभूतानांमाययासंवृतःप्रभुः ॥ दैत्यास्तमागतंश्रुत्वाकृतार्थमंत्रसंयुतम् ॥४७॥ अभिजग्मुर्गृहेतस्यमुदितास्तेदिदृक्षवः ॥ नापश्यन्रममाणंतेजयंत्यासहसंयुतम् ॥ ४८ ॥ तदाविमनसःसर्वेजाताभग्नोद्यमाश्वते ॥ चिंतापराऽतिदीनाश्ववीक्षमाणाःपुनःपुनः ॥ ४९ ॥ अदृष्ट्वातंतुसंवृतंप्रतिजग्मुर्यथागतम् ॥ स्वगृहान्दैत्यवर्यास्तेचिंताविष्टाभयाऽऽतुराः ॥ ५० ॥ रममाणंतथाज्ञात्वाशक्रःप्रोवाचतंगुरुम् ॥ बृहस्पतिंमहाभागंकिंकर्तव्यमितःपरम् ॥ ५१ ॥

जीने इस प्रकार कह घर आय जयन्तीका पाणिग्रहण किया और मायासे संयुक्त होकर तथा जीवगणोंसे अदृश्य हो उस देवीके सहित दशवर्षपर्यन्त वास करने लगे ॥ ४६ ॥ इधर शुक्राचार्य मंत्रलाभ करके घर आये हैं यह सुनकर दैत्यगण अत्यन्त आनन्दित हुए ॥४७॥ और उनका दर्शन करनेके निमित्त उनके घर आये किन्तु वह जयन्तीके संग रमण करते थे इस कारण असुरगण उनको न देख सके ॥ ४८ ॥ तब वह अत्यन्त विमन और भग्नोद्यम हुए चिन्तायुक्त और दीन होकर वारंवार उनको ढूंढने लगे ॥४९॥ मायासंवृत शुक्राचार्यके न देखनेपर दैत्यगण चिन्तायुक्त और भयातुर हो अपने अपने घरको लौट आये ॥५०॥ इधर शुक्राचार्यको जयन्तीके संग क्रीडासक्त जानकर देवराजने महाभाग देवताओंके गुरु बृहस्पतिजीसे कहा हे गुरु ! अब हमको क्या करना चाहिये सो

कहिये ॥ ५१ ॥ हे ब्रह्मन् ! आप इस समय दानवलोगोंके पास जाइये हे मानद ! जिस कार्यसे मानकी रक्षा हो (ह कीजिये आप दैत्यगणोंको मायाजालसे मोहित करके भलीभाँति विचारपूर्वक मेरा कार्य कीजिये ॥ ५२ ॥ बृहस्पतिजी इन्द्रके वचन सुन और शुक्राचार्यको मायासे मोहित तथा जयन्तीके सहित रमणासक्त जान शुक्राचार्यका रूप धारकर दैत्योंके निकट गये ॥ ५३ ॥ उस स्थानमे जाय, बृहस्पतिजीने अत्यन्त आदरपूर्वक दैत्योंको बुलाया । दैत्यलोगोंने आनकर शुक्राचार्यको सन्मुख देखा ॥ ५४ ॥ वे अत्यन्त आह्लादसे मोहित हो, उनको शुक्राचार्य जान; प्रणाम करके आगे खडे रहे. किन्तु वह जो शुत्ररूपधारिणी बृहस्पतिकी माया थी. उसको वे नहीं जानसके ॥ ५५ ॥ तब मायासे

गच्छाऽद्यदानवान्ब्रह्मन्माययात्वंप्रलोभय ॥ अस्माकंकुरुकार्यंत्वंबुद्ध्यासंचिंत्यमानद ॥६२ ॥ तच्छ्रुत्वावचनंकाव्यंरममाणंसुसंवृतम् ॥ ज्ञा त्वातद्रूपमास्थायदैत्यान्प्रतिययौगुरुः ॥६३ ॥ गत्वातत्राऽतिभक्त्याऽसौदानवान्समुपाऽऽह्वयत् ॥ आगतास्तेऽसुराःसर्वेददृशुःकाव्यमग्रतः॥ ॥ ६४ ॥ प्रणम्यसंस्थिताःसर्वेकाव्यंमत्वाऽतिमोहिताः ॥ नविदुस्तेगुरोर्मायांकाव्यरूपविभाविनीम् ॥६५ ॥ तानुवाचगुरुःकाव्यरूपःप्रच्छन्न मायया ॥ स्वागतंममयाज्यानांप्राप्तोऽहंवोहितायवै ॥ ६६ ॥ अहंवोबोधयिष्यामिविद्यांप्राप्तांममायया ॥ तपसातोषितःशंभुर्युष्मत्कल्याण हेतवे ॥ ६७ ॥ तच्छ्रुत्वाप्रीतमनसोजातास्तेदानवोत्तमाः ॥ कृतकार्यंगुरुंमत्वाजहृषुस्तेविमोहिताः ॥६८ ॥ प्रणेमुस्तेमुदायुक्तानिरातंका गतव्यथाः ॥ देवेभ्यश्चभयंत्यक्त्वातस्थुःसर्वेनिरामयाः ॥ ६९ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेचतुर्थस्कन्धेद्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ ॥ राजोवाच ॥ किंकृतंगुरुणापश्चाद्भृगुरूपेणवर्तता ॥ छलेनैवहिदैत्यानांपौरोहित्येनधीमता ॥ १ ॥

प्रच्छन्न शुत्ररूपी देवताओंके गुरुने दैत्योंसे कहा-आप लोगोंकी कुशल तो है ? मै तुम्हारे हितकेही लिये आया हूं ॥ ५६ ॥ तुम्हारे कल्याणार्थ मैने कठिन तपस्यासे शंभुको संतुष्ट करके जो विद्याप्राप्त की है. वह तुम्हें निष्कपटतापूर्वक समझाये देता हूं ॥ ५७ ॥ यह सुनकर दानवोत्तम प्रसन्न हुए और गुरुजीके द्वारा कार्य हुआ समझ आह्लादसे मोहितहुए॥ ५८ ॥ उन्होंने प्रसन्न होकर उनको प्रणाम किया और निरातंक (निर्भय) तथा व्यथाहीन होकर देवताओंसे भयकी शंका छोड़ स्वच्छन्द मनसे वास करने लगे ॥ ५९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ राजा बोले हे ऋषिवर ! बुद्धिमान् बृहस्पतिजीने असुरोंके गृहोंमे शुक्राचार्यके रूपसे वास करके और छलपूर्वक दैत्यगणोंके पौरोहित्यमें व्रती होकर

क्या किया था ? ॥ १ ॥ हे मुने ! बृहस्पति देवताओंके गुरु है वे सदाही वेदादिकी आलोचना करते रहते है विशेषकरके वे अङ्गिरामुनिके पुत्र और स्वयं गुनि
हैं इन गुणोंसे युक्त होकर भी उन्होंने किसप्रकार छल अवलम्बन किया था ? ॥ २ ॥ मुनिगणोंने सभी धर्मशास्त्रोंमे कहा है कि, सत्यही धर्मका कारण और
सत्यसेही परमात्माकी प्राप्ति होती है ॥ ३ ॥ तब बृहस्पतिजीने जब दैत्यगणोंके निकट मिथ्यावचन कहे थे तब संसारमें कौन गृहाश्रमी सत्यवक्ता होगा ? हे
मुनिवर ! इस विषयमे विचार कर मै कुछ स्थिर नही करसक्ता ॥४॥ यदि कहैं कि, लोभके वशीभूत होकर लोक असत् कार्यमे प्रवृत्त होतेहै किन्तु यहभी यथार्थ
बोध नही होता, क्योकि इस सम्पूर्ण ब्रह्माण्डमे यदि किसीके ऐश्वर्य हो तोभी उनका आहारपूर्तिके अतिरिक्त अन्य कोई प्रयोजन नही होता अतएव इस लोभके
लिये मुनिगण क्यो मिथ्यामे प्रवृत्त होगे ॥ ५ ॥ हे मुनीश्वर ! पुरातन शिष्ट मुनिगण जो शब्दप्रयोग करगये है. उसका वाचक पदार्थ अवश्यही है. इसप्रकारके

॥ धर्मशास्त्रेषुसर्वेषुसत्यधर्मस्यकारणम् ॥ कथितंमु
गुरुःसुराणामनिशंसर्वविद्यानिधिस्तथा ॥ सुतोऽगिरसएवाऽसौसकथंछलकृन्मुनिः ॥ २ ॥ धर्मशास्त्रेषुसर्वेषुसत्यधर्मस्यकारणम् ॥ कथितंमु
निभिर्येनपरमात्माऽपिलभ्यते ॥ ३ ॥ वाचस्पतिस्तथामिथ्यावक्ताचेदानवान्प्रति ॥ कःसत्यवक्तासंसारेभविष्यतिगृहाश्रमी ॥ ४ ॥ आहा
रादधिकंभोज्यंब्रह्मांडविभवेऽपिन ॥ तदर्थंमुनयोमिथ्याप्रवर्ततेकथंमुने ॥ ५ ॥ शब्दप्रमाणमुच्छेदंशिष्टाभावेगतंनकिम् ॥ छलकर्मप्रवृत्तेवाऽ
विगीतत्वंगुरौकथम् ॥ ६ ॥ देवाःसत्त्वसमुद्भूताराजसामानवाःस्मृताः ॥ तिर्यंचस्तामसाःप्रोक्ताउत्पत्तौमुनिभिःकिल ॥ ७ ॥ अमराणां
गुरुःसाक्षान्मिथ्यावादीस्वयंयदि ॥ तदाकःसत्यवक्तास्याद्राजसस्तामसःपुनः ॥ ८ ॥ क्वस्थितिस्तस्यधर्मस्यसंदेहोऽयंममाऽऽत्मनः ॥ काग
तिःसर्वजंतूनांमिथ्याभूतेजगत्त्रये ॥ ९ ॥ हरिर्ब्रह्माशचीकांतस्तथाऽन्येसुरसत्तमाः ॥ सर्वेछलविधौदक्षामनुष्याणांचकाकथा ॥ १० ॥

विश्वाससे पण्डितगण प्रमाणमे शिष्टताके कारण शब्दको एक प्रमाण कहकर अब धारण करते है. इस समय देखा जाता है कि, शिष्टव्यक्तिके अभावमे वह शब्द
प्रमाण उच्छिन्न होगया है ? क्योंकि छलकार्यमें निरत बृहस्पतिमे गर्हित कार्य वर्त्तमान रहनेसे उनका फिर शिष्टत्व कहां है ? ॥ ६ ॥ उत्पत्तिके विपयमे मुनिगण
कहते है कि, देवतागण सत्वगुणसे, मनुष्यगण रजोगुणसे और तिर्यग्गण तमोगुणसे उत्पन्न हुए है ॥ ७ ॥ तो वही सत्वगुणाश्रित जो देवताओंके साक्षात् गुरु हैं
वेभी यदि स्वयं मिथ्यावादी हुए तब फिर राजस और तमोगुणमे कौन सत्यवादी होगा ॥ ८ ॥ क्या आश्चर्य है ? यदि संपूर्ण विश्वही मायामें आच्छन्न हो तो
सनातनधर्मका स्थान कहाँ है ? और संपूर्ण जीवगणोंकी क्या गति है ? हे मुनिवर ! इस विपयमें मुझको महासंशय उपस्थित हुआ है ॥ ९ ॥ जब कि, भगवान्
हरि ब्रह्मा शचीपति और अन्यान्य सुरसत्तमगण सभी कपट—कर्ममें चतुर हुए हैं तब स्वल्पसत्व और अल्पबुद्धि मनुष्योंकी फिर क्या बात है ॥ १० ॥

हे मानद ! जब कि–सब देवतागण, वसिष्ठ, वामदेव विश्वामित्र और बृहस्पति इत्यादि तपोधन मुनिगणभी काम क्रोधमें अभिभूत लोभमें विनष्टचित्त छलकर्ममें दक्ष और पापमे निरत हैं तब धर्मकी फिर क्या गति है ? ॥ ११ ॥ १२ ॥ हाय ! जब कि, इन्द्र अग्नि चंद्रमा और विधाता यह भी कामके उत्कट लोभमें अभिभूत होकर परदारासक्त हुए तब इस संपूर्णभुवनमे फिर शिष्टता कहां रही ? ॥ १३ ॥ हे विमलात्मन् ! जब संपूर्ण देवतागण और मुनिगण लोभमें ग्रसित हुए तो फिर किसका वचन उपदेशस्वरूपमें ग्रहण करें ॥ १४ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! इन्द्र हो बृहस्पति हों विष्णु हों ब्रह्मा हों वा महादेव हो, जो देहधारण करता है उसकोही पूर्वोक्त अहंकार और लोभादि विकार दोषमे लिप्त होना पड़ता है, इसमें संदेह नहीं ॥ १५ ॥ हे महाराज ! ब्रह्मा, विष्णु और

कामक्रोधाभिसंतप्तालोभोपहतचेतसः ॥ छलेदक्षाःसुराःसर्वेमुनयश्चतपोधनाः ॥ ११ ॥ वसिष्ठोवामदेवश्चविश्वामित्रोगुरुस्तथा ॥ एतेपापरताःकात्रगतिर्धर्मस्यमानद ॥ १२ ॥ इंद्रोग्निश्चंद्रमावेधाःपरदाराभिलंपटाः ॥ आर्यत्वंभुवनेष्वेषुस्थितंकुत्रमुनेवद ॥ १३ ॥ वचनंकस्यमंतव्यमुपदेशधियाऽनघ ॥ सर्वेलोभाऽभिभूतास्तेदेवाश्चमुनयस्तदा ॥ १४ ॥ व्यासउवाच ॥ किंविष्णुःकिंशिवोब्रह्मामघवाकिंबृहस्पतिः ॥ देहवान्प्रभवत्येवविकारैःसंयुतस्तदा ॥ १५ ॥ रागीविष्णुःशिवोरागीब्रह्माऽपिरागसंयुतः ॥ "रागवान्किमकृत्यंवैनकरोतिनराधिप ॥ " रागवानपिचातुर्याद्विदेहइवलक्ष्यते ॥ १६ ॥ संप्राप्तेसंकटेसोऽपिगुणैःसंबाध्यतेकिल ॥ कारणाद्रहितंकार्यंकथंभवितुमर्हति॥ १७॥ ब्रह्मादीनांचसर्वेषांगुणाएवहिकारणम् ॥ पंचविंशत्समुद्भूतादेहास्तेपांनचान्यथा ॥ १८ ॥ कालेमरणधर्मास्तेसंदेहःकोऽत्रतेनृप ॥ परोपदेशेविस्पष्टंशिष्टाःसर्वेभवंतिच ॥ १९ ॥

शिव यह सभी विषयानुरागी है, अतएव अनुरागी व्यक्ति क्या अकार्य नहीं कर सक्ता ॥ १६ ॥ हे नरेंद्र ! अनुरागी व्यक्ति चातुर्य वशसे केवल मुक्तकी समान दीखते है किन्तु संकट स्थल उपस्थित होनेपर तिस समय स्वस्वगुणसे उनकी धूर्तता प्रकाशित होजाती है, तब वह गुणोंके वशीभूत होकर कार्य करते है; अतएव इस विषयमे तीनो गुणोंकोही कारण जानना चाहिये, क्योंकि कारणके विना कभी कार्यकी उत्पत्तिका संभव नहीं होसकता ॥ १७ ॥ ब्रह्मादिदेवताओंके भी तीनों गुणही कारण हैं कारण कि, उन सबके देहभी प्रधान महत्तत्वादि पचीस तत्त्वसे उत्पन्न हुए है, इसमें संदेह नहीं है ॥ १८ ॥ हे नृपवर ब्रह्मादिभी मरण धर्मशील अर्थात् नाशवान् है, अतएव इसमें फिर आपको संदेह क्या है ? आप जानिये कि, सभी दूसरेको उपदेश

देनेके समय भलीभाँति शिष्टता प्रकाश करते है ॥ १९ ॥ किन्तु अपना कार्य उपस्थित होनेपर स्वभावका विप्लुव होजाता है तब वह काम क्रोध, लोभ, हिंसा,
अहंकार और मात्सर्यादि सबमे उपस्थित होकर कार्य करतेहै ॥ २० ॥ कोई देहधारी पुरुष उनको पारित्याग करनेमें समर्थ नहीं होता. हे महाराज ! महर्षिगण कहते है
यह संसार सदा इसीप्रकार चला आता है ॥ २१ ॥ यह शुभाशुभमय संसार कभी अन्यभावको प्राप्त नहीं होता. इसीप्रकार चला आता है. देखो भगवान्
विष्णु कभी दारुण तपश्चरण करते है ॥ २२ ॥ देवराज इन्द्रभी कभी अनेक भाँतिके यज्ञोका अनुष्ठान करते हैं और देखो परमप्रभु लीलामय विष्णु कभी कम
लाके कमनीय विलासतरंगरंगमे रंजितचित्त होकर ॥ २३ ॥ वैकुठमे विहार करते है और कभी करुणासिन्धु होकरभी दुर्जय दानवगणोके संग अत्यन्त दारुणयुद्ध

देहवान्कःपरित्यक्तुमीशोभवतितान्पु
विप्लुतिर्ह्यविशेषेणस्वकार्येसमुपस्थिते ॥ कामःक्रोधस्तथालोभद्रोहाऽहंकारमत्सराः ॥ २० ॥
नः ॥ संसारोऽयंमहाराजसदैवैवंविधःस्मृतः ॥ २१ ॥ नाऽन्यथाप्रभवत्येवशुभाऽशुभमयःकिल ॥ कदाचिद्भगवान्विष्णुस्तपश्चरति
दारुणम् ॥ २२ ॥ कदाचिद्विविधान्यज्ञान्वितनोतिसुराधिपः ॥ कदाचित्तुरमारंगरंजितःपरमेश्वरः ॥ २३ ॥ रमतेकिलवैकुंठेतद्वश
स्तरुणोविभुः ॥ कदाचिद्दानवैःसार्धयुद्धंपरमदारुणम् ॥ २४ ॥ करोतिकरुणासिंधुस्तद्बाणाऽऽपीडितोभृशम् ॥ कदाचिज्जयमाप्नोतिदै
वात्सोऽपिपराजयम् ॥ २५ ॥ सुखदुःखाऽभिभूतोऽसौभवत्येवनसंशयः ॥ शेषेशेतेकदाचिद्वैयोगनिद्रासमावृतः ॥ २६ ॥ कालेजागर्तिविश्वा
त्मास्वभावप्रतिबोधितः ॥ शर्वोब्रह्माहरिश्चैतइंद्राद्यायेसुरास्तथा ॥ २७ ॥ मुनयश्चविनिर्माणैःस्वायुपोविचरंतिहि ॥ निशाऽवसानेसंजातेज
गत्स्थावरजंगमम् ॥ २८ ॥ म्रियतेनात्रसंदेहोनृपकिंचित्कदाऽपिच ॥ स्वायुषोंऽतेपद्मजाद्याःक्षयमृच्छंतिपार्थिव ॥ २९ ॥

करके उनके॥ २४ ॥शरजालसे अत्यन्त पीडित होते हैं तथा कभी जयप्राप्त करते और कभी देववशतः पराजितभी होते है ॥ २५ ॥ इससे वह निःसंदेह सुखदुःखके
वशीभूत होते है हे महाराज ! वही नारायण कभी विश्वसंसारको अपनी कुक्षिमे रक्षा कर योगनिद्रामे अभिभूत हो, शेष शय्यापर शयन करते है ॥ २६ ॥
फिर यथासमयमे प्रकृतिद्वारा प्रतिबोधित होकर जागरित होते है. राजन् ! अधिक क्या कहूं इस विश्व संसारमे महादेव, ब्रह्मा, हरि इत्यादि देवतागण
॥ २७ ॥ और मुनिगण सभी अपनी अपनी आयुके परिमाण कालतक जीवित रहकर विचरण करते हैं. प्रलय कालका अवसान होनेपर नष्ट प्राय यह स्थावर
जंगमात्मक जगत ॥ २८ ॥ फिर उत्पन्न होता है इसमे कुछभी संदेह नहीं है. राजन् ! अपनी अपनी आयुके अन्तमें ब्रह्मादि सभी नाशको प्राप्तहोते है, इसमे संदेह

नहीं ॥२९॥फिर यथासमयमें विष्णु और महादेव इत्यादि देवतागण देहधारी होकर वह सब कामादिभाव लाभ करतेहै ॥३०॥ हे पार्थिव ! आप इस विषयमें विस्मित न हूजिये यह संसार काम क्रोधादिसे संयुक्त होकर सदाही भ्रमण करताहै॥३१॥हे राजन् ! इस संसारमे कामादिसे मुक्त परमार्थके जाननेवाले पुरुष अत्यन्त दुर्लभ है जो व्यक्ति इस संसारसे डरते हैं वे स्त्रीग्रहण नहीं करते॥३२॥इसकारण वह सब प्रकार विषयसंगसे मुक्त और शंकाहीनहोकर विचरण करते है इसकारणही चंद्रमाने बृहस्पतिकी भार्याको हरण किया था ॥ ३३ ॥ गुरुनेभी अपने छोटे भ्राताकी भार्याको हरण किया था. इस प्रकार इस संसारचक्रमें समस्त जीवही सदा रागलोभादिसे आवृत रहते हैं ॥३४॥ हे राजन् ! गार्हस्थ्य अवलम्बन करनेपर मनुष्यगण किसीप्रकार मुक्तिलाभ करनेमे समर्थ नहीं होते, अतएव सर्व प्रय

प्रभवंतिपुनर्विष्णुहरशक्रादयःसुराः ॥ तस्मात्कामादिकान्भावान्देहवान्प्रतिपद्यते ॥ ३० ॥ नाऽत्रतेविस्मयःकार्यःकदाचिदपिपार्थिव ॥ संसारोऽयंतुसंदिग्धःकामक्रोधादिभिर्नृप ॥ ३१ ॥ दुर्लभस्तद्विनिर्मुक्तःपुरुषःपरमार्थवित् ॥ योबिभेतीहसंसारेसदारान्नकरोत्यपि ॥ ३२ ॥ विमुक्तःसर्वसंगेभ्योविचरत्यविशंकितः ॥ तस्माद्बृहस्पतेर्भार्याशशिनालंभितापुनः ॥ ३३ ॥ गुरुणालंभिताभार्यातथाभ्रातुर्यवीयसः ॥ एवं संसारचक्रेऽस्मिन्रागलोभादिभिर्वृतः ॥ ३४ ॥ गार्हस्थ्यंचसमास्थायकथंमुक्तोभवेन्नरः ॥ तस्मात्सर्वप्रयत्नेनहित्वासंसारसारताम् ॥ ३५ ॥ आराधयेन्महेशानींसच्चिदानंदरूपिणीम् ॥ तन्मायागुणतश्छन्नंजगदेतच्चराचरम् ॥ ३६ ॥ भ्रमत्युन्मत्तवत्सर्वमदिरामत्तवन्नृप ॥ तस्याआराधनेनैवगुणान्सर्वान्विमृद्यच ॥ ३७ ॥ मुक्तिंभजेतमतिमान्नान्यःपंथास्त्वितःपरः ॥ आराधितामहेशानीनयावत्कुरुतेकृपाम् ॥ ३८ ॥ तावद्भवेत्सुखंकस्मात्कोन्योऽस्तिदययायुतः ॥ करुणासागरामेतांभजेत्तस्मादमायया ॥ ३९ ॥ यस्यास्तुभजनेनैवजीवन्मुक्तत्वमश्नुते ॥ मानुष्यंदुर्लभंप्राप्यसेवितानमहेश्वरी ॥ ४० ॥ निःश्रेणिकाग्रात्पतिताअधइत्येवविद्महे ॥ अहंकाराऽऽवृतंविश्वंगुणत्रयसमन्वितम् ॥ ४१ ॥

त्नसे संसारकी सारताका विचार छोड ॥३५॥सच्चिदानन्दरूपिणी महेशानीकी आराधना करनी चाहिये. यह चराचर जगत् उनकेही मायागुणमे आच्छन्न होकर ॥ ३६ ॥ मदिरामत्तकी समान अथवा उन्मत्तकी समान सदा भ्रमण करताहै बुद्धिमान् पुरुष उनकी आराधनासेही सब गुणोको पददलित करके॥३७॥ मुक्तिलाभ करते हैं, हे राजेन्द्र ! इसके अतिरिक्त मुक्तिलाभका दूसराकोई मार्ग नहींहै.महेशानीकी आराधना करके जबतक उनकी करुणाप्राप्त न होसके॥३८॥तबतक सुख कहां है ? उनके अतिरिक्त दूसरे किसीकी प्रकृत दयादृष्टि नहीं होती अतएव विशुद्धचित्त होकर उन करुणामयीका भजन करना उचित है ॥३९॥ क्योकि उनकी अराधना करनेसेही पुरुष जीवन्मुक्त होसक्ता है जिस व्यक्तिने मनुष्य शरीरको पाकर महेश्वरीकी सेवा न करी ॥ ४० ॥ वह सोपानश्रेणीके उपरीभागसे नीचे

गिरगया यही मेरा विचार है.यह त्रिगुणयुक्त विश्व अहंकारमें आवृत॥ ४१ ॥और असत्यमें सम्बद्ध है अतएव उन सर्वेश्वरीकी आराधनाके अतिरिक्त फिर किसप्रकार मुक्तिलाभ होसक्ता है? हे राजन् ! सब विषयोका परित्याग करके उन भुवनेश्वरीकी सेवा करनाही सबका एकान्त कर्त्तव्य है ॥ ४२ ॥ जनमेजय बोले हे मुने ! शुक्ररूपधारी देवगुरुने तिससमय क्या किया था? और शुक्राचार्य कितने दिन पीछे दैत्योंके समीप आये थे ? यह मुझसे भलीभॉति कहिये ॥ ४३ ॥व्यासजीने कहा हे राजन् ! शुक्रवेषधारी महात्मा बृहस्पतिने उस समय जो किया था वह मै कहताहूं सुनिये ॥ ४४ ॥ देव गुरुके भलीभॉति समझा देनेपर दैत्यगण उनकोही अपना गुरु शुक्राचार्य जान सम्यक् प्रकार विश्वास करके तत्परायण हो उनके आज्ञावर्त्ती हुए ॥ ४५ ॥ बृहस्पतिकी मायासे मोहित और प्रतारित दैत्यगण विद्याप्राप्तिके

असत्येनाऽपिसंबद्धमुच्यतेकथमन्यथा ॥ हित्वासर्वततःसर्वैःसंसेव्याभुवनेश्वरी ॥ ४२ ॥ ॥ राजोवाच ॥ किंकृतंगुरुणातत्रकाव्यरूप धरेणच ॥ कदाशुक्रःसमायातस्तन्मेब्रूहिपितामह ॥ ४३ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामियत्कृतंगुरुणातदा ॥ कृत्वाकाव्य स्वरूपंचप्रच्छन्नेनमहात्मना ॥ ४४ ॥ गुरुणाबोधितादैत्यामत्वाकाव्यंस्वकंगुरुम् ॥ विश्वासंपरमंकृत्वाबभूवुस्तन्मयास्तदा ॥ ४५ ॥ विद्यार्थशरणंप्राप्ताभृगुंमत्वाऽतिमोहिताः ॥ गुरुणाविप्रलब्धास्तेलोभात्कोवानमुह्यति ॥ ४६ ॥ दशवर्षात्मकेकालेसंपूर्णसमयेतदा॥ जयंत्या सहक्रीडित्वाकाव्योयाज्यानचिंतयत् ॥ ४७ ॥ आशयाममम्मार्गंतेपश्यंतःसंस्थिताः किल ॥ गत्वातान्वैप्रपश्येऽहंयाज्यानतिभयातुरान् ॥ ॥ ४८ ॥ मादेवेभ्योभयंतेषांमद्भक्तानांभवेदिति ॥ संचित्यबुद्धिमास्थायजयंतींप्रत्युवाचह ॥ ४९ ॥ देवानेवोपसंयांतिपुत्रामेचारुलोचने ॥ समयस्तेऽद्यसंपूर्णोजातोऽयंदशवार्षिकः ॥ ५० ॥ तस्माद्गच्छाम्यहंदेविद्रष्टुंयाज्यान्सुमध्यमे ॥ पुनरेवाऽऽगमिष्यामितवांतिकमनुद्रुतः॥५१॥

लिये शुक्राचार्य जानकर उनकी शरणागत हुए क्योकि इस संसारमें लोभके वशीभूतहो सभी मोहित होते हैं॥ ४६ ॥इस ओर जब दश वर्ष पूर्ण हुए तब दैत्यगुरु जयन्तीके संग क्रीडा समानपूर्वक यजमान गणोका स्मरण करने लगे॥ ४७ ॥वह विचार करनेलगे कि, दैत्यगण हमारे आनेका मार्ग देखतेहुए अवस्थित है मै जाकर उन भयातुर असुरोंको अवलोकन करूँ॥ ४८ ॥वे मेरे भक्तहै अत एव देवताओके द्वारा जिससे उनको भय न हो वह करना उचित है.इसप्रकार चिन्ताकरके जयन्तीसे कहा ॥ ४९ ॥हे चारुलोचने ! मेरे पुत्रोंने देवताओंकी शरण ली है तुम्हारा दशवर्षका समय आज संपूर्ण हुआ॥ ५० ॥ अतएव हे सुमध्यमे ! मै इस समय अपने यजमा

नोंको देखनेके निमित्त जाताहूं फिर शीघ्रही तुम्हारे निकट आऊंगा॥५१॥पतिव्रता जयन्तीने तथास्तु कह उनके जानेमें सम्मति प्रदान करके कहा हे धर्मज्ञ ! आपकी जहॉ इच्छा हो वहॉ जाइये, मै आपका धर्म लुप्त करनेकी इच्छा नहीं करती हूं ॥ ५२ ॥ शुक्राचार्यने उसका वचन सुन शीघ्र दानवगणोके समीप उपस्थित होकर देखा कि,दानवगणोके समीप छलवेषधारी सौम्याकृति बृहस्पतिजी विराजमान हैं॥५३॥वह निजप्रणीत जैनधर्म छलपूर्वक समझा रहे है और हिंसादि दोष दिखलाकर यज्ञकी निन्दा करते हैं ॥ ५४ ॥ वह कहते है अहो ! देववैरीगण ! मैं तुम्हारे हितकर सत्य वचन कहता हूं? अहिंसाही परमधर्म है अधिक क्या? आततायी लोगोंका मारना भी उचित नहीं है ॥ ५५ ॥ तुमको निश्चय जानना चाहिये कि भोगनिरत ब्राह्मणोंनेही अपनी अपनी रसना चरितार्थ करनेकोही

तथेतितमुवाचाऽथजयंतीधर्मवित्तमा ॥ यथेष्टंगच्छधर्मज्ञनतेधर्मंविलोपये ॥ ५२ ॥ तच्छ्रुत्वावचनंकाव्योजगामत्वारितस्ततः ॥ अपश्यद्दानवानांसपार्श्वेवाचस्पतिंतदा ॥ ५३ ॥ छद्मरूपधरंसौम्यंबोधयंतंछलेनतान् ॥ जैनंधर्मंकृतंस्वेनयज्ञनिंदापरंतथा ॥ ५४ ॥ भोदेवरिपवः सत्यंब्रवीमिभवतांहितम् ॥ अहिंसापरमोधर्मोऽहंतव्याह्याततायिनः ॥ ५५ ॥ द्विजैर्भोगरतैर्वेदेदर्शितंहिंसनंपशोः ॥ जिह्वास्वादपरैःकाममहिंसैवपरामता ॥ ५६ ॥ एवंविधानिवाक्यानिवेदशास्त्रपराणिच ॥ ब्रुवाणंगुरुमाकर्ण्यविस्मितोऽसौभृगोःसुतः ॥५७॥ चिंतयामासमनसाममद्वेष्योगुरुःकिल ॥ वंचिताःकिलधूर्तेनयाज्यामेनाऽत्रसंशयः ॥ ५८ ॥ धिग्लोभंपापबीजंवैनरकद्वारमूर्जितम् ॥ गुरुरप्यनृतंब्रूतेप्रेरितोयेनपाप्मना ॥ ५९ ॥ प्रमाणंवचनंयस्यसोऽपिपाखंडधारकः ॥ गुरुःसुराणांसर्वेषांधर्मशास्त्रप्रवर्तकः ॥ ६० ॥ किंकिंनलभतेलोभान्मलिनीकृतमानसः ॥ अन्योऽपिगुरुरप्येवंजातःपाखंडपंडितः ॥ ६१ ॥

वेदमें पशुहिंसाका मार्ग दिखाया है, किन्तु अहिंसाकी समान श्रेष्ठ परमधर्म दूसरा कुछ नहीं है ॥ ५६ ॥ हे राजन् ! देवगुरुको वेदशास्त्रकी निन्दा करतेहुए यह वचन सुनकर भृगुपुत्र अत्यन्त विस्मित हुए ॥ ५७ ॥ और मनमे चिन्ता करने लगे, यह गुरु निस्संदेह मेरा विद्वेषी है इस धूर्तके द्वारा मेरे यजमानगण छले गये है. इसमें संदेह नहीं ॥ ५८ ॥ पापके एकमात्र कारणस्वरूप जो लोभद्वाराप्रेरित होकर यह गुरुभी मिथ्या कहते है उस पापबीज और नरकके द्वार स्वरूप लोभको धिक्कार है ॥ ५९ ॥ क्या आश्चर्य है । जो सब देवताओंके गुरु और धर्मशास्त्रके प्रवर्तक है. जिनका वचन प्रमाण कहकर ग्राह्य होता है, उन्होने भी आज पाखंड मत धारण किया । अहो । लोभकी क्या अनिर्वचनीय महिमा है ॥ ६० ॥ लोभके वशीभूत होकर सुरगुरु भी जब पाखंडपण्डित हुए तो

लोभके वशीभूत हो मलिनमन मूढबुद्धि पुरुष क्या अकार्य न करेंगे ? ॥ ६१ ॥ आज यह सुरगुरु ब्राह्मण होनेपर भी नटकी समान समस्त चेष्टा ग्रहण करके मूढबुद्धि मेरे यजमान दैत्यगणोंको छलते हैं ॥ ६२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ दोहा—दिशावेद अध्यायमे,गुरु पायो जिमि जान ॥ सो सब वर्णहि सुमिरि श्री,—शिवाचरण सुखदान ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! शुक्राचार्य मनहीमनमें इस प्रकार चिंता कर दैत्यगणोंसे हँसते हुए कहने लगे हे दैत्यगण!तुम मेरे रूपधारी सुरगुरु बृहस्पति द्वारा कैसे वञ्चित हुए?॥ १॥मै शुक्राचार्य हूं और तुम मेरे यजमान हो, यह देवताओंका कार्य साधन करनेवाले सुरगुरु बृहस्पतिहि इन्होंने निःसंदेह तुम लोगोंको छला है॥२॥इस दांभिकने आकार मेरा धारण किया है, तुम इसके वचनमें कभी श्रद्धा न करना हे दैत्यगण!तुम लोग मेरे यजमान हो,अतएव मेरे अनुवर्ती होओ,इस बृहस्पतिको परित्याग करो॥३॥दैत्यगण उनका यह वचन सुन और उन दोनोंकी

शैलूषवेष्टितंसर्वंपरिगृह्यद्विजोत्तमः ॥वंचयत्यतिसंमूढान्दैत्यान्याज्यान्ममाऽप्यसौ ॥६२॥ इतिश्रीदे०म०चतुर्थस्कंधेत्रयोदशोऽध्यायः॥१३॥
व्यासउवाच॥ इतिसंचिंत्यमनसातानुवाचहसन्निव ॥ वंचितामत्स्वरूपेणदैत्याःकिंगुरुणाकिल॥१॥अहंकाव्योगुरुश्चाऽयंदेवकार्यप्रसाधकः ॥
अनेनवंचितायूयंमद्याज्यानाऽत्रसंशयः ॥२॥ माश्रद्धध्वंवचोऽस्याऽऽर्यादांभिकोऽयंमदाकृतिः ॥ अनुगच्छतमांयाज्यास्त्यजतैनंबृहस्पतिम् ॥
॥३॥इत्याकर्ण्यवचस्तस्यदृष्ट्वातौसदृशौपुनः ॥ विस्मयंपरमंजग्मुःकाव्योयमितिनिश्चिताः॥४॥ सतान्वीक्ष्यासुसंभ्रांतान्गुरुर्वाक्यमुवाचह ॥
गुरुर्वोवंचयत्येवमद्रूपोऽयंबृहस्पतिः॥५॥ प्राप्तोवंचयितुंयुष्मान्देवकार्यार्थसिद्धये ॥ माविश्वासंवचस्यस्यकुरुध्वंदैत्यसत्तमाः॥६॥प्राप्ताविद्या
मयाशंभोर्युष्मानध्यापयामिताम् ॥ देवेभ्योविजयंनूनंकरिष्यामिनसंशयः ॥ ७ ॥ इतिश्रुत्वागुरोर्वाक्यंकाव्यरूपधरस्यते ॥ विश्वासंपरमंज
ग्मुःकाव्योऽयमितिनिश्चयात् ॥ ८ ॥ काव्येनबहुधातत्रबोधिताःकिलदानवाः ॥ बुबुधुर्नगुरोर्मायामोहिताःकालपर्ययात् ॥ ९ ॥

समान आकृति देख अत्यन्त आश्चर्ययुक्त हुए और उपस्थित व्यक्तिकोही शुक्राचार्य ऐसा निश्चय किया ॥ ४ ॥ तिस समय बृहस्पतिने उनको सरल स्वभावयुक्त और मायासे मोहित देखकर कहा,यही देवगुरु बृहस्पति है,इस समय मेरा रूप धारण करके तुमको छलनाही इनका अभिप्राय है॥५॥यह देवताओंका कार्य साधनेके लिये तुम्हारे छलनेको,इस स्थानमें आये है,हे असुरप्रवरगण ! तुम लोग इनके वचनमे कभी विश्वास न करना ॥ ६ ॥ मैने शिवके निकटसे जो विद्या प्राप्त की है तुमको वही अध्ययन कराता हूं मै देवताओंके सहित युद्धमें तुमको निःसन्देह विजयी करूंगा॥७॥तब शुक्ररूपधारी गुरुके इसप्रकार वचन सुन दैत्यगणोंने "यही शुक्राचार्य है" यह निश्चय करके उन्हीके वचनमे अतिशय विश्वास किया ॥८॥ जो हो, उस काल दानवगुरु शुक्राचार्यने यद्यपि दानवलोगोंको भलीभाँति

समझाया था, किन्तु तोभी उन्होने बृहस्पतिकी मायासे मोहित हो विपरीत कालकी विचित्रताके कारण वह सब कुछभी न समझे ॥ ९ ॥ तब उन्होंने स्थिरनिश्चय होकर महात्मा शुक्राचार्यसे कहा, यही हमारे बुद्धिप्रद और हितनिरत गुरु है ॥ १० ॥ इन्हीं धार्मिकचूडामणि भार्गवने दशवर्षतक हमको उपदेश दिया है, तुम हमारे गुरु नहीं हो वरन् मायावी बोध होते हो, अतएव इस स्थानसे चले जाओ ॥ ११ ॥ मूढबुद्धि दैत्यगणोंने भार्गवसे इस प्रकार कह और वारंवार भर्त्सना कर शुक्ररूपी सुरगुरुको प्रणाम और अभिवादनपूर्वक प्रसन्न मनसे उनको ही गुरु समझकर ग्रहण किया ॥ १२ ॥ इधर शुक्राचार्यने दैत्योंको सुरगुरुका अत्यन्त अनुवर्त्ती देख और बृहस्पतिके वचनमें विश्वास करनेके कारण वञ्चित हुआ स्थिर कर क्रोधयुक्त हो उनको यह शापदिया कि ॥ १३ ॥ जब मेरे समझाने पर भी तुमने मेरा वचन ग्रहण नही किया, तब तुम संज्ञाहरण होकर पराभवको प्राप्त होगे ॥ १४ ॥ तुम लोगोंने मेरी जो अवज्ञा की है, उसका फल अल्प कालमेंही प्राप्त होगा और उस समय इन सुरगुरुका कपटभाव भलीभांति अनुभव करसकोगे ॥ १५ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! इस प्रकार कहकर शुक्राचार्य क्रोधमें भरे हुए शीघ्र चले गये और बृहस्पति हृष्ट तथा स्थिरचित्त होकर उस स्थानमें कुछ काल अवस्थिति करने लगे ॥ १६ ॥ तदनन्तर दैत्योंको भार्गवके शापसे अभिशप्त हुआ जान उन्होने उस स्थानको त्याग किया और अपना रूपधारणपूर्वक ॥ १७ ॥ शीघ्र इन्द्रके समीप आनकर उनसे कहा, मैंने इस समय निश्चयही कार्य साधन किया है, क्योंकि भार्गवने दैत्योंको शाप दिया है और मैने भी इस समय उनको परित्याग किया है ॥ १८ ॥ वह निराश्रय हुए

एवंतेनिश्चयंकृत्वाततोभार्गवमब्रुवन् ॥ अयंगुरुर्नोधर्मात्माबुद्धिदश्चहितेरतः ॥ १० ॥ दशवर्षाणिसततमयंनःशास्तिभार्गवः ॥ गच्छत्वंकुहकोभासिनाऽस्माकंगुरुरच्युत ॥ ११ ॥ इत्युक्त्वाभार्गवंमूढानिर्भर्त्स्यचपुनःपुनः ॥ जगृहुस्तंगुरुंप्रीत्याप्रणिपत्याऽभिवाद्यच ॥ १२ ॥ काव्यस्तुतन्मयान्दृष्ट्वाचुकोपाऽथशशापच ॥ दैत्यान्विबोधितान्मत्वागुरुणाचातिवंचितान् ॥ १३ ॥ यस्मान्मयाबोधितावैगृह्णीयुर्नचमेवचः ॥ तस्मात्प्रनष्टसंज्ञावैपराभवमवाप्स्यथ ॥ १४ ॥ मदवज्ञाफलंकामंस्वल्पेकालेह्यवाप्स्यथ ॥ तदाऽस्यकपटंसर्वंपरिज्ञातंभविष्यति ॥ १५ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वाऽसौजगामाऽऽशुभार्गवःक्रोधसंयुतः ॥ बृहस्पतिर्मुदंप्राप्यतस्थौतत्रसमाहितः ॥ १६ ॥ ततःशप्तान्गुरुर्ज्ञात्वादैत्यांस्तान्भार्गवेणहि ॥ जगामतरसात्यक्त्वास्वरूपंस्वंविधायच ॥ १७ ॥ गत्वोवाचतदाशक्रंकृतंकार्यमयाध्रुवम् ॥ शप्ताःशुक्रेणतेदैत्यामयात्यक्ताःपुनःकिल ॥ १८ ॥ निराधाराःकृतानूनंयतध्वंसुरसत्तमाः ॥ संग्रामार्थंमहाभागशापदग्धामयाकृताः ॥ १९ ॥

मैने दैत्यगणोंको शापदग्ध किया है, तुम इस समय उनक संग युद्ध करनेकी चेष्टा करो ॥ १९ ॥ देवराज इन्द्र सुरगुरु बृहस्पति
हे महाभाग ! सुरसत्तमगण ! मैने दैत्यगणोंको शापदग्ध किया है, तुम इस समय उनक संग युद्ध करनेकी चेष्टा करो ॥ २० ॥ और पुनर्वार निर्जनमें परामर्श कर संग्रामके
जीका इस प्रकार वचन सुनकर प्रसन्नचित्त हुए और संपूर्ण देवतागणोंने संतुष्ट हो बृहस्पतिकी पूजा करी ॥ २० ॥ और पुनर्वार निर्जनमें परामर्श कर संग्रामके
निमित्त उद्योग करनेलगे इसके पीछे देवता मिलित हो संग्रामको असुरगणोके सन्मुख अग्रसर हुए ॥ २१ ॥ महाबलशाली देवताओको उद्योगसहित संग्रामके
निमित्त आता जान और गुरुदेवको अन्तर्धान हुआ जान दैत्यगण अत्यन्त चिन्तायुक्त हुए ॥ २२ ॥ उसकाल परस्परमे कहने लगे. अहो ! हम उन सुरगुरुकी
मायासे मोहित हुए है. महात्मा शुक्राचार्यने क्रुद्ध होकर हमको परित्याग किया हैं. इस समय उनको प्रसन्न करना हमारा एकान्त कर्त्तव्य है ॥ २३ ॥ वह
मायामय भ्रातृभार्यागामी, अन्तर्मलिन, बहिःशुचि और कपटपण्डित सुरगुरु हमको निस्संदेह छल कर इस समय अन्तर्धान हुआ है ॥ २४ ॥ अब हम क्या करें?

इतिश्रुत्वागुरोर्वाक्यंमघवामुदमाप्तवान्॥जहृषुश्चसुराःसर्वेप्रतिपूज्यबृहस्पतिम्॥२०॥संग्रामायमतिंचक्रुःसंविचार्यमिथःपुनः॥ निर्ययुर्मिलिताः
सर्वेदानवाऽभिमुखाःसुराः ॥२१॥ सुरान्समुद्यताञ्ज्ञात्वाकृतोद्योगान्महाबलान् ॥ अंतर्हितंगुरुंचैवबभूवुश्चिंतयाऽन्विताः॥२२॥ परस्परमथो
चुस्तेमोहितास्तस्यमायया ॥ संप्रसाद्योमहात्माचयातोऽसौरुष्टमानसः॥२३॥ वंचयित्वागतःपापोगुरुःकपटपंडितः ॥ भ्रातृस्त्रीलंभनःप्रायोम
लिनोऽतर्बहिःशुचिः ॥ २४ ॥ किंकुर्मःक्वगच्छामःकथंकाव्यंप्रकोपितम् ॥ कुर्वीमहिसहायार्थंप्रसन्नंहृष्टमानसम् ॥ २५ ॥ इतिसंचिंत्यतेस
र्वेमिलिताभयकंपिताः ॥ प्रह्लादंपुरतःकृत्वाजग्मुस्तेभार्गवंपुनः ॥ २६ ॥ प्रणेमुश्चरणौतस्यमुनेर्मौनभृतस्तदा ॥ भार्गवस्तानुवाचाथरोषसंरक्त
लोचनः ॥२७॥ मयाप्रबोधितायूयंमोहितागुरुमायया ॥ नगृहीतंवचोयोग्यंतदायाज्याहितंशुचि ॥ २८ ॥ तदाऽवगणितश्चाऽहंभवद्भिस्तद्वशं
गतैः ॥ प्राप्तंनूनंमदोन्मत्तैर्ममाऽवमानजंफलम् ॥२९॥ तत्रगच्छतसद्भ्रष्टायत्रासौकपटाकृतिः ॥ वंचकःसुरकार्यार्थीनाऽहंतद्वद्विवंचकः ॥३०॥

कहां जायँ ? किस प्रकार उन क्रोधित शुक्राचार्यजीको अपनी सहायताके निमित्त प्रसन्न करें ? ॥ २५ ॥ दैत्यलोग इसप्रकार चिन्ता कर सब मिलित हो. भयसे
व्याकुलचित्त हुए प्रह्लादको आगे किये शुक्राचार्य जीके समीप गये ॥ २६ ॥ भार्गव शुक्राचार्यजी दैत्यगणोंको देखकर चुप रहे, जब दैत्योंने उनके चरणकम
लोंमें प्रणाम किया, तब वह क्रोधितहो लाल नेत्र कर उनसे कहने लगे ॥ २७ ॥ जब कि मेरे समझादेनेपर भी तुमने कपटगुरुकी मायासे मोहित हो, मेरा पवित्र हितकर
और ज्ञानगर्भ वचन नहीं सुना ॥ २८ ॥ वरन उनके वशवर्ती और मदसे उन्मत्त होकर मेरी अवज्ञा करी, तब तुम उसका फल अवश्य पाओगे ॥ २९ ॥ तुम
इस समय कल्याणसे भ्रष्ट हुए हो, अर्थात् अपने आपही अपना सर्वनाश किया है, अब जहाँ वह कपटरूपी सुरकार्यार्थी वंचक पण्डित है, वहीं जाओ, मुझको उसकी

समान छली मत जानो॥ ३०॥व्यासजीने कहा हे राजन्!शुक्राचार्यजीके इसप्रकार संदिग्धवचन कहनेपर प्रह्लाद उस समय उनके चरण पकडकर यह वचन कहने लगे ॥ ३१ ॥ प्रह्लादने कहा हे गुरुदेव भार्गव! हम इस समय कातरभावसे आपके निकट आये हैं. हे सर्वज्ञ!हम आपके यजमान हितकर पुत्रके समान है, अतएव आप हमारा पारित्याग न कीजिये॥ ३२॥आपके मंत्रलाभार्थ गमन करनेपर,अवसर पाय उस नटरूपी आपका वेषधारी दुरात्मा बृहस्पतिने मधुरालापद्वारा हमको छला है ॥ ३३ ॥ आपसे अधिक क्या कहैं?धीरचित्त महात्मा अज्ञानकृत अपराधसे कुपित नहीं होते,आप सर्वज्ञ हैं हमारा चित्त जो आपमें ही एकान्त आसक्त है. यह आप जानते ही है ॥ ३४॥ हे महाबुद्धे! आप तपोबलके प्रभावसे हमारे मनका भाव जानकर कोपका पारित्याग कीजिये,मुनिगण कहते हैं कि साधुगणोंका

व्यासउवाच ॥ एवंब्रुवंतंशुक्रंतुवाक्यंसंदिग्धयागिरा ॥ प्रह्लादस्तंतदोवाचगृहीत्वाचरणौततः॥३१॥ प्रह्लादउवाच ॥ भार्गवाऽद्यसमायातान्या ज्यानस्मांस्तथाऽऽतुरान् ॥ त्यक्तुंनार्हसिसर्वज्ञत्वद्धितांस्तनयान्हिनः ॥ ३२ ॥ गतेत्वयितुमंत्रार्थंशैलूषेणदुरात्मना ॥ त्वद्वेषमधुराऽऽला पैर्वयंतेनप्रवंचिताः ॥ ३३ ॥ अज्ञानकृतदोषेणनैवकुप्यतिशांतिमान् ॥ सर्वज्ञस्त्वंविजानासिचित्तंनःप्रवणंत्वयि ॥ ३४ ॥ ज्ञात्वानस्तपसा भावंत्यजकोपंमहामते ॥ ब्रुवंतिमुनयःसर्वेक्षणकोपाहिसाधवः ॥ ३५ ॥ जलंस्वभावतःशीतंवह्न्यातपसमागमात् ॥ भवत्युष्णंवियोगाच्चशी तत्वमनुगच्छति ॥३६॥ क्रोधश्चांडालरूपोवैत्यक्तव्यःसर्वथाबुधैः ॥ तस्माद्रोषंपरित्यज्यप्रसादंकुरुसुव्रत ॥ ३७ ॥ यदिनत्यजसिक्रोधंत्यज स्यस्मान्सुदुःखितान् ॥ त्वयात्यक्तामहाभागगमिष्यामोरसातलम् ॥३८॥ व्यासउवाच ॥ प्रह्लादस्यवचःश्रुत्वाभार्गवोज्ञानचक्षुषा ॥ विलो क्यसुमनाभूत्वातानुवाचहसन्निव ॥ ३९ ॥ नभेतव्यंनगंतव्यंदानवावारसातलम् ॥ रक्षयिष्यामिवोयाज्यान्मंत्रैरवितथैःकिल ॥ ४० ॥हितं सत्यंब्रवीम्यद्यशृणुध्वंतत्तुनिश्चयम् ॥ वचनंममधर्मज्ञाःश्रुतंयद्ब्रह्मणःपुरा ॥ ४१ ॥

कोप चिरस्थायी नहीं है॥ ३५॥हे मुने!जल स्वभावसे ही शीतल है यद्यपिअग्निके द्वारा तापसे वह उष्ण होता है, किन्तु क्षण काल पीछे ताप दूरहोनेसे फिर शीतल हो जाता है॥ ३६॥हे सुव्रत!क्रोध चण्डालकी समान है, अतएव पण्डितगण उसको पारित्याग करते है. आपके निकट प्रार्थना हैकि,आप हमारेप्रतिकोपदूरकरकेप्रसन्न हूजिये॥ ३७॥यदि आप क्रोधका पारित्याग न करके इसप्रकार घोरदुःखाभिभूत हमलोगोका पारित्याग करेगे, हे महाभाग! तो आपसे परित्यक्त होकर हम रसातलमें प्रवेश करेगे॥ ३८॥व्यासजी बोले हे राजन्!शुक्राचार्य प्रह्लादके वचन सुन ज्ञाननेत्रसे देख प्रसन्नचित्त हुए और कुछ एक हंसकर कहने लगे॥ ३९॥तुमको अब भय करना वा रसातलमें प्रवेश करना नहीं पड़ेगा, तुम हमारे यजमान हो, मै तुम्हारी अमोघमंत्रके प्रभावसे अवश्य रक्षा करूंगा ॥ ४० ॥ हे धर्मज्ञगण ! पूर्वकालमें ब्रह्माजीने जो

कहा था उसीके अनुसार हमारे यह सत्य हितकर और निश्चित वचन सुनो॥ ४१॥जो अवश्य होनेवाली बातहै वह शुभहो वा अशुभहो अवश्यही होगी,पृथ्वीतलमे कोइ भी दैवके विरुद्ध नहीं करसक्ता॥ ४२॥तुमलोग इससमय कालकी गतिसे निःसंदेह हीनबल हुएहो,अतएव इससमयतुमको देवताओंके प्रभावसे पराभूतहोकर एकबार पातालतलमें गमन करना पडेगा॥ ४३॥ब्रह्माजीने कहा है कि,जब तुम्हारा त्रैलोक्य राजभोग करनेका पर्याय काल उपस्थित हुआ था तब तुमने समृद्धिपरिपूर्ण इस त्रैलोक्यका आधिपत्य सुखभोगाहै॥ ४४॥ तुमने दैवबलसे देवताओंको आक्रमण कर उनके मस्तकपर चरणधर पूर्ण दश युगपर्यंत निर्विघ्न त्रैलोक्यसुख संभोग किय है ॥ ४५ ॥ सावर्णिक मन्वन्तरमे यह राज्य फिर तुम्हारे अधिकारमे होगा । उस कालमें बलिनामक तुम्हारे वंशमें त्रैलोक्यविजयी प्रह्लादका पौत्र राज्यको प्राप्त

अवश्यंभाविनोभावाःप्रभवंतिशुभाऽशुभाः ॥ दैवंनचाऽन्यथाकर्तुंक्षमःकोऽपिधरातले ॥ ४२ ॥ अद्यमंदबलायूयंकालयोगादसंशयम् ॥ देवै र्जिताःसकृच्चाऽपिपातालंप्रतिपत्स्यथ ॥ ४३ ॥ प्राप्तःपर्यायकालोवइतिब्रह्माऽभ्यभाषत ॥ भुक्तंराज्यंभवद्भिश्चपूर्णंसर्वसमृद्धिमत्॥४४॥ युगा निदशपूर्णानिदेवानाक्रम्यमूर्धनि ॥ दैवयोगाच्चयुष्माभिर्भुक्तंत्रैलोक्यमूर्जितम् ॥ ४५ ॥ सावर्णिकेमनौराज्यंपुनस्तत्तुभविष्यति ॥ पौत्रस्त्रैलो क्यविजयीराज्यंप्राप्स्यतितेबलिः ॥ ४६ ॥ यदावामनरूपेणहृतंदेवेनविष्णुना ॥ तदैवचभवत्पौत्रःप्रोक्तोदेवेनजिष्णुना ॥ ४७ ॥हृतंयेनबलेरा ज्यंदेववांछार्थसिद्धये ॥ त्वमिन्द्रोभविताचाग्रेस्थितेसावर्णिकेमनौ ॥ ४८ ॥ भार्गवउवाच ॥ इत्युक्तोहरिणापौत्रस्तवप्रह्लादसांप्रतम् ॥ अदृश्यः सर्वभूतानांगुप्तश्चरतिभीतवत् ॥ ४९ ॥ एकदावासवेनासौबलिर्गर्दभरूपभाक् ॥ शून्येगृहेस्थितःकामंभयभीतःशतक्रतोः ॥ ५० ॥ पृष्टश्चब हुधातेनवासवेनबलिस्तदा ॥ किमर्थंगार्दभंरूपंकृतवान्दैत्यपुंगव ॥ ५१ ॥ भोक्तात्वंसर्वलोकस्यदैत्यानांचप्रशासिता ॥ "नलज्जाखररूपेणत वराक्षससत्तम ॥" तस्यतद्वचनंश्रुत्वादैत्यराजोबलिस्तदा ॥ ५२ ॥

होकर विशेष ख्यातिलाभ करेगा ॥ ४६ ॥ वैकुण्ठनाथ हरिने जब वामनरूपसे बलिका राज्य हरण किया था तब भगवान् जनार्दन विष्णुने दैत्यराज बलिसे कहा था ॥ ४७ ॥ कि मैने देवताओंकी वांछितार्थ सिद्धिके लिये छलसे तुम्हारा राज्य हरण किया आगामी सावर्णिक मन्वन्तर उपस्थित होनेपर तुम्हीं इन्द्र होगे इसमें सन्देह नहीं ॥४८॥ हे प्रह्लाद ! भगवान् हरिके वचनानुसार तुम्हारा पुत्र बलि इससमय सब भूतोसे अदृश्य रहकर अत्यन्त भीतकी समान अवस्थिति करता है ॥४९॥ वह इन्द्रके भयसे भीत होकर गर्दभरूप धारणपूर्वक शून्यगृहमें अवस्थित है ॥५०॥ इसीसमय एक दिन देवराजने उसको देखकर अनेक प्रकार उससे गर्दभ देहधारण करनेका कारण पूंछा॥५१॥हे दैत्यवर ! तुम सदा सर्वलोकसुखभोग करते और तुम्हीं दैत्यगणोंके शासनकर्त्ता थे, हे दैत्यसत्तम ! सब लोकोंके ऊपर

तुम्हारा अचल आधिपत्य था अतएव गर्दभरूप धारण करनेमे तुमको लज्जा उत्पन्न क्यों नहीं होती? दैत्यराज बलिने उनका यह वचन सुनकर कहा ॥ ५२ ॥ हे शक्र ! इस विषयमे शोक वा दुःख क्या है ? जब कि महातेजा विष्णुनेभी मत्स्यकच्छपका रूप धारण किया है ॥५३॥ तो मै जो कालवशतःखराकार धारण करके रहता हूं इसमें फिर आश्चर्य क्या है? आप ब्रह्महत्याके पीछे जिसप्रकार मानससरोवरमें कमलके मध्य संलीन होकर स्थित थे ॥ ५४ ॥ इसीप्रकार मैभी इस समय कातर हो गर्दभरूप धारण कर स्थित रहता हूं हे पाकशासन ! दैवाधीन पुरुषव्यक्तिको सुख दुःख क्या है? उसके पक्षमें सभी समान हैं ॥५५ ॥ क्योंकि काल जब जिसप्रकार इच्छा करता है तब वह उसके प्रति निःसंदेह उसी प्रकार कार्य करता है. भार्गव शुक्राचार्य बोले हे प्रह्लाद!बलि और देवराज आपसमें इसप्रकार वार्तालाप

प्रोवाचवचनंशक्रंकोऽत्रशोकःशतक्रतो ॥ यथाविष्णुर्महातेजामत्स्यकच्छपतांगतः ॥५३ ॥ तथाऽहंखररूपेणसंस्थितःकालयोगतः ॥ यथात्वं कमलेलीनःसंस्थितोब्रह्महत्यया ॥५४॥ पीडितश्चतथाह्यद्यस्थितोऽहंखररूपधृक् ॥ दैवाधीनस्यकिंदुःखंकिंसुखपाकशासन ॥ ५५ ॥ कालः करोतिवैनूनयदिच्छतियथातथा ॥ भार्गवउवाच ॥ इतितौबलिदेवेशौकृत्वासंविदमुत्तमाम् ॥ ५६ ॥ प्रबोधंप्रापतुःकामंयथास्थानंचजग्मतुः ॥ इत्येतत्तेसमाख्यातामयादैवबलिष्ठता ॥ ५७॥ दैवाऽऽधीनंजगत्सर्वंसदेवासुरमानुषम् ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेचतुर्थस्कंधेचतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥छ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाभार्गवस्यमहात्मनः ॥ प्रह्लादस्तुसहृष्टोबभूवनृपनंदनः ॥ १ ॥ ज्ञात्वादैवंबलिष्ठंचप्रह्लादस्तानुवाचह ॥ कृतेऽपियुद्धेनजयोभविष्यतिकदाचन ॥ २ ॥ तदातेजयिनःप्रोचुर्दानवामदगर्विताः ॥ संग्रामस्तुप्रकर्तव्योदैवंकिंनविदामहे ॥ ३ ॥ निरुद्यमानां दैवंहिप्रधानमसुराऽधिप ॥ केनदृष्टंक्ववादृष्टंकीदृशंकेननिर्मितम् ॥ ४ ॥

करके॥५६॥दोनो प्रबोधको प्राप्त हुए और दोनो यथेच्छ स्थानको चलेगये हे असुरसत्तम!मैने दैवकी बलवानताके विषयमे यह उपाख्यान तुम्हारे निकट वर्णनकिया ॥५७॥सुरअसुर और मनुष्यसहित यहसंपूर्ण जगत् दैवकेही अधीन जानना चाहिये॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेचतुर्थस्कंधेभाषाटीकायां चतुर्दशोऽध्यायः ॥१४॥ दोहा-देवासुरकी युद्धकी,शांति भई जेहि भाय॥कहब पंचदशमे कथा सुमिरि शिवा सुखदाय॥व्यासजी बोले हे महाराज जनमेजय!प्रह्लाद महात्मा भार्गवके पूर्वोक्तवचन सुनकर आनन्दित हुए ॥१॥ तब उन्होने दैवको बलवान् जानकर दैत्योंमे कहा हे दैत्यलोगो ! देवताओंसे युद्ध करनेपर भी कभी हमारी जीत न होगी ॥ २॥ फिर विजयी मदगर्वित दानवोंने प्रह्लादसे कहा संग्राम हमारा अवश्य कर्त्तव्य है. दैव किसको कहते है सो हम नहीं जानते ॥ ३ ॥ हे असुरेन्द्र जो उद्योगहीन अर्थात्

अकर्मण्य हैं दैव उनकाही प्रधान आश्रय है दैव किसप्रकार है ? उसको किसने बनाया है ? और किसने उसको कहाँ देखा है ॥ ४ ॥ जो हो हम इस समय बल
अवलम्बन करके युद्धमे प्रवृत्त होगे, हे दैत्यप्रवर । आप अतिशय बुद्धिशाली और सर्वज्ञ हैं अतएव हमारे प्रधान नायक होकर इससमय युद्धकार्य संपादन कीजिये
॥५॥ हे राजन् । दैत्यलोगोके इसप्रकार कहनेपर प्रबल—वैरि—विनाशन प्रह्लादने दैत्यकुलके सेनापति होकर देवताओंको युद्धमें बुलाया॥६॥देवता असुरोंको युद्धमें
उपस्थित देख अस्त्र शस्त्र धारण कर सुसज्जितहो उनसे संग्राम करनेलगे ॥७॥ तिसकाल प्रह्लाद और इन्द्रका पूर्ण सौवर्षपर्यंत भयंकर संग्राम हुआ इस युद्धके देखनेसे
मुनियोंकोभी आश्चर्य उत्पन्न हुआथा॥८॥ हे राजन् उस उपस्थित दारुण संग्राममें शुक्राचार्यके अनुगत प्रह्लाद प्रमुख दैत्यगणोकी जीतहुई॥९॥ तब इन्द्र सुरगुरुके
वचनानुसार सर्वदुःखविनाशिनी मुक्तिप्रदा परात्परा कल्याणदायिनी भुवनेश्वरीको मनमें स्मरण करके स्तव करनेमे प्रवृत्तहुए ॥१०॥ इन्द्रने कहा हे महामाये देवि !

सेनानी तस्माद्युद्धंकरिष्यामोबलमास्थायसांप्रतम् ॥ भवाग्रेदैत्यवर्यत्वंसर्वज्ञोऽसिमहामते ॥ ५ ॥ इत्युक्तस्तैस्तदाराजन्प्रह्लादःप्रबलारिहा ॥ सेनानी श्चतदाभूत्वादेवान्युद्धेसमाह्वयत् ॥६॥ तेऽपितत्रासुरान्दृष्ट्वासंग्रामेसमुपस्थितान् ॥ सर्वेसंभृतसंभारादेवास्तान्समयोधयन् ॥ ७ ॥ संग्रामस्तु तदाघोरःशक्रप्रह्लादयोर्भवत्॥पूर्णवर्षशतंतत्रमुनीनांविस्मयावहः ॥ ८ ॥ वर्तमानेमहायुद्धेशुक्रेणप्रतिपालिताः ॥ जयमापुस्तदादैत्याःप्रह्लादप्र मुखानृप ॥ ९ ॥ तदैवेंद्रोगुरोर्वाक्यात्सर्वदुःखविनाशिनीम् ॥ सस्मारमनसादेवींमुक्तिदांपरमांशिवाम् ॥१०॥ इंद्रउवाच ॥ जयदेविमहामा येशूलधारिणिचांबिके ॥ शंखचक्रगदापद्मखड्गहस्तेऽभयप्रदे ॥११॥ नमस्तेभुवनेशानिशक्तिदर्शननायिके॥ दशतत्त्वात्मिकेमातर्महाबिंदुस्व रूपिणी ॥ १२ ॥ महाकुंडलिनीरूपेसच्चिदानंदरूपिणी ॥ प्राणाऽग्निहोत्रविद्येतेनमोदीपशिखात्मिके ॥ १३ ॥ पचकोशांतरगतेपुच्छब्रह्म स्वरूपिणि ॥ आनंदकलिकेमातःसर्वोपनिषदर्चिते ॥ १४ ॥

हे शूलधारिणि अम्बिके । आप सब विश्वको अभय देनेको शंख चक्र गदा पद्म और कृपाण धारण करती हैं ॥११॥ हे भुवनेशानि । आपको नमस्कार है आपही
शक्तिके प्रधान प्रतिपादक दर्शनशास्त्रकी नायिका और शैव शाक्त तथा वैष्णवादि मतसे अनेकभाँति तत्वोकी भिन्नता रहनेपरभी आप दशतत्वात्मिका है. हे मातः!
आपही महाविद्याबिंदुस्वरूपिणी हैं मैं आपको नमस्कार करता हूं ॥१२॥ हे मातः । आपही आधार पद्ममे स्थित महाकुण्डलिनी हैं आपही सच्चिदानंदस्वरूपिणी
हैं आपही प्राण और अग्निहोत्र यागस्वरूपिणी अर्थात् आपही उक्त दोनो यागोकी अधिदेवता है मेघोके उदयहोनेपर जिसप्रकार बिजली प्रकाश पातीहै वैसेही आप
हृदयाकाशमें सर्वदा अग्निके शिखाकी समान दीप्तिको प्राप्त होती है । हे माता ! आपको नमस्कार करता हूं ॥ १३ ॥ हे जननि ! आपही अन्नमय प्राणमय मनो
मय विज्ञानमय और आनन्दमय इन पचकोषमें अवस्थित रही हैं. आपही आनन्दमयकोशमें ब्रह्मस्वरूपिणी है. हे माता ! आपही आनन्दकलिका और परा ब्रह्म

विद्यारूप सब उपनिषद्की परिपूजिता हैं हे जननि ! आपको नमस्कार करता हूं ॥ १४ ॥ हे मातः ! आप हमारे प्रति प्रसन्न हूजिये हम दैत्योंसे पराजित और हीन तेज हुए है आप हमारी रक्षा कीजिये । हे सर्वशक्तिसंपन्ने देवि ! केवल आपही इस भुवनमें आश्रयदायिनी होकर हमारा दुःख दूर करनेमें समर्थ होतीहै ॥ १५ ॥ हे देवि ! जो सदा आपका ध्यान करते है वेही प्रकृत सुखी है और जो आपका ध्यान नहीं करते उनका शोक और भय दूर नहीं होता. सुतरां वे केवल दुःखही भोगते है जो मोक्षार्थी सदा आपका ध्यान धारण करते है वे सज्जनगण अभिमानरहित और निःसंग होकर संसारसमुद्रका अपारपार देखते हैं इस विषयमें कुछ संदेह नहीं है ॥ १६ ॥ हे विश्वजननि देवि ! विश्वकी रक्षाके लिये अपका प्रभाव विख्यात है. कहैं क्या ? आपके प्रभावसे दुःखी पुरुषकी पीडा दूर होती है। आपही इस सम्पूर्ण संसारका संहार करनेको, कालरूपिणी होकर रहती है. हे अंब ! मंदमतिमनुष्योंमें कौन आपका आचरित जान सकता है ? ॥ १७ ॥ सूर्य, मैं, यम, वरुण,

मातःप्रसादसुमुखीभवहीनसत्त्वांस्त्रायस्वनोजननिदैत्यपराजितान्वै ॥ त्वंदेविनःशरणदाभुवनेप्रमाणाशक्ताऽसिदुःखशमनेऽखिलवीर्ययुक्ते १५ ॥ ध्यायंतियेऽपिसुखिनोनितरांभवंतिदुःखान्वितावितगतशोकभयास्तथाऽन्ये ॥ मोक्षाऽर्थिनोविगतमानविमुक्तसंगाःसंसारवारिधिजलंप्रतरंति संतः ॥ १६ ॥ त्वंदेविविश्वजननिप्रथितप्रभावासंरक्षणार्थमुदिताऽऽर्तिहरप्रतापा ॥ संहर्तुमेतदखिलंकिलकालरूपाकोवेत्तितेऽबचरितंनतुमंद बुद्धिः ॥ १७ ॥ ब्रह्माहरश्चहरिदश्वरथोहरिश्चइन्द्रोयमोऽथवरुणोऽग्निसमीरणौच ॥ ज्ञातुंक्षमानमुनयोऽपिमहानुभावायस्याःप्रभावमतुलंनिग माऽऽगमाश्च ॥ १८ ॥ धन्यास्तएवतवभक्तिपरामहांतःसंसारदुःखरहिताःसुखसिंधुमग्नाः ॥ येभक्तिभावरहितानकदापिदुःखांभोधिजनिक्षय तरंगमुमेतरंति ॥ १९ ॥ येवीज्यमानाःसितचामरैश्चक्रीडंतिधन्याःशिबिकाधिरूढाः ॥ तैःपूजितात्वंकिलपूर्वदेहेनानोपहारैरितिचिंतयामि ॥ ॥ २० ॥ येपूज्यमानावरवारणस्थाविलासिनीवृंदविलासयुक्ताः ॥ सामंतकैश्चोपनतैर्व्रजंतिमन्येहितैस्त्वंकिलपूजिताऽसि ॥ २१ ॥

अग्नि, पवन, महानुभाव मुनिगण, आगम, निगम, अधिक क्या ? ब्रह्मा विष्णु और महादेवभी आपका अतुल प्रभाव जाननेमे समर्थ नहीं है हे मातः ! मैं आपके चरणोंमे नमस्कार करता हूं ॥ १८ ॥ हे उमे ! जो आपके प्रति भक्तिपरायण हैं वेही धन्य और वेही महान् है वे संसारके दुःखसे रहित होकर सदा सुखसागरमें मग्न रहतेहैं और जो आपके प्रति भक्तिविहीन है वे जन्ममृत्यु स्वरूप तरंगयुक्त दुःखसमुद्रके पार होनेमे किसीप्रकार समर्थ नहीं होते ॥ १९ ॥ हे देवि ! जो सदा श्वेत चामरसे वीज्यमान होता है और जो पालकीमे चढ़कर जाता आता है उसने निस्संदेह पूर्वजन्ममें अनेक प्रकारके उपहारसे आपकी पूजा की थी, अतएव इस जन्ममें उसके अनुरूप फल पाया है. यही मै विचारता हूं ॥ २० ॥ जो मनुष्यमण्डलमें सदाही पूज्य है, जो श्रेष्ठ हाथीपर चढकर गमन करते है, जो विलासिनीगणोंके विलास

रसमे निमग्न होकर आनंद अनुभव करते है, जो अधीनस्थ सामंतगणोंसे परिवेष्टित होकर गमन करते है. हे देवि ! मै विचारताहू कि, उन्होने पूर्वजन्ममे आपकी पूजाकी थी तिसीके फलसे इस सब सुखसंपत्तिलाभके अधिकारी हुए है ॥ २१ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! देवराज इन्द्र इसप्रकार स्तव कर रहे थे. इसीसमयमें देवी सिंहपर चढी सहसा प्रगटहुई ॥ २२ ॥ उनकी चारो भुजा शंख, चक्र, गदा और पद्मसे सुशोभित थीं. उनके तीनो नेत्र अत्यन्त मनोहर, परिधान लाल वस्त्र और गलदेश दिव्य मालासे विभूषित था ॥ २३ ॥ देवीने प्रसन्नवदन हो देवताओंसे कहा हे देवताओ ! तुम भयका परित्याग करो. इस समय मै तुम्हारा मंगल करूंगी ॥ २४ ॥ वह दिव्य सुन्दरी सिंहपर चढ़ी देवी देवताओंसे उक्त वचन कहकर जिस स्थानमे मदमत्त असुरगण स्थित थे, उसी स्थानमे चली गई ॥ २५ ॥ तब प्रह्लाद इत्यादि असुरगण देवीको आगे स्थित देख भयभीत हो परस्पर कहने लगे. इस समय क्या करना चाहिये ॥ २६ ॥ यह चण्डिका देवताओंकी रक्षा करनेको इस स्थानमे आई है

व्यासउवाच ॥ एवंस्तुतामघवतादेवीविश्वेश्वरीतदा ॥ प्रादुर्बभूवतरसासिंहारूढाचतुर्भुजा ॥२२॥ शंखचक्रगदापद्मान्बिभ्रतीचारुलोचना ॥ रक्तांबरधरादेवीदिव्यमाल्यविभूषणा ॥ २३ ॥ तानुवाचसुरान्देवीप्रसन्नवदनागिरा ॥ भयंत्यजंतुभोदेवाःशंविधास्येकिलाऽधुना ॥ २४ ॥ इत्युक्त्वासातदादेवीसिंहाऽऽरूढाऽतिसुन्दरी ॥ जगामतरसातत्रयत्रदैत्यामदान्विताः ॥२५॥ प्रह्लादप्रमुखाःसर्वेदृष्ट्वादेवीपुरःस्थिताम् ॥ ऊचुः परस्परंभीताःकिंकर्तव्यमितस्तदा ॥२६॥ देवनारायणंचाऽत्रसंप्राप्ताचंडिकाकिल ॥ महिषांतकरीनूनंचंडमुंडविनाशिनी ॥२७॥ निहनिष्य तिनःसर्वानंबिकानाऽत्रसंशयः ॥ वक्रदृष्ट्यायया पूर्वंनिहतौमधुकैटभौ ॥२८॥ एवंचिताऽऽतुरान्वीक्ष्यप्रह्लादस्तानुवाचह ॥ योद्धव्यंनाऽथगंत व्यंपलाय्यदानवोत्तमाः ॥२९॥ नमुचिस्तानुवाचाऽथपलायनपरानिह ॥ हनिष्यतिजगन्मातारुषिताकिलहेतिभिः ॥३०॥ तथाकुरुमहाभाग यथादुःखंनजायते ॥ व्रजामोऽद्यैवपातालंतांस्तुत्वातदनुज्ञया ॥३१॥ प्रह्लादउवाच ॥ स्तौमिदेवींमहामायांसृष्टिस्थित्यंतकारिणीम् ॥ सर्वेषां जननीशक्तिंभक्तानामभयंकरीम् ॥३२॥ व्यासउवाच॥ इत्युक्त्वाविष्णुभक्तस्तुप्रह्लादःपरमार्थवित्॥तुष्टावजगतांधात्रींकृतांजलिपुटस्तदा॥३३॥

इसनेही महिषासुर और चण्डमुण्डको विनाश किया है ॥ २७ ॥ इसनेही वक्रदृष्टिसे पूर्वमे मधुकैटभको संहार किया था. अब वही अम्बिका हम सबका विनाश करेगी. इसमें सन्देह नहीं ॥ २८ ॥ प्रह्लादने दानवोंको इस प्रकार चिन्तातुर देखकर कहा हे दानवगण ! इस समय युद्ध न करके भागनाही उचित है ॥ २९ ॥ तब नमुचिनामक दैत्य भागते हुए दानवोंसे बोला कि, तुम्हारे पलायन करनेपर यह जगन्माता हस्त धृत अस्त्रद्वारा क्या तुमको विनाश करेगी ? ॥ ३० ॥ जो हो जिससे दोनों पक्षोंकी रक्षा हो, वही करना हमारा कार्य है. हम भुवनेश्वरीकी स्तुति कर, उनकी आज्ञा ले, अभी पातालतलमे गमन करेगे मैने यही स्थिर किया है ॥ ३१ ॥ तब प्रह्लादने कहा मैं सृष्टि, स्थिति, प्रलय करनेवाली सबकी जननी सर्वजनोंको अभय देनेवाली महामायाका स्तवन करताहू ॥ ३२ ॥ व्यासजी बोले कि, इसप्रकार

कह परमार्थतत्वके जाननेवाले विष्णुभक्त प्रह्लाद हाथ जोड देवी जगद्धात्रीका स्तवन करने लगे ॥ ३३ ॥ मालाके देखनेसे जिसप्रकार सर्पका भय होता है. इसी प्रकार जिनके आश्रयसे यह चराचर शोभा पाता है. जो इस अखिलका अधिष्ठानस्वरूप है. उन्हीं ह्रींकारबीजमूर्त्ति भुवनेश्वरीको मैं नमस्कार करताहूं ॥ ३४ ॥ हे देवि! आपसेही स्थावर जंगमादि इस सम्पूर्ण विश्वकी उत्पत्ति हुई है. ब्रह्मा, विष्णु इत्यादिक कर्ता निमित्तमात्र है. वास्तवमे आपनेही सृष्टि इत्यादि कार्यके निमित्त उनको उत्पन्न किया है ॥ ३५ ॥ हे महामाये ! मै आपको नमस्कार करता हूं आप सबकी जननी है. जब सुर और असुरगण सभी आपसे उत्पन्न हैं, तब फिर आपकी दृष्टिमें देवता और दैत्यगणोंमें भेद किसप्रकार संभवित है?॥ ३६ ॥ जब उत्तम और अधम पुत्रमे माताकी भेदबुद्धि दिखाई नहीं देती, तो देवतालोग और हम लोगोंको भेदभावसे नहीं देखिये. यही हमारी प्रार्थना है ॥ ३७ ॥ हे देवि ! आप सब पुराणोंमें विश्वजननी कहकर कीर्त्तित हुई है. अतएव हे मातः । देवतालोग

मालासर्पवदाभातियस्यांसर्वंचराचरम् ॥ सर्वाधिष्ठानरूपायैतस्यैह्रींमूर्तयेनमः ॥ ३४ ॥ त्वत्तःसर्वमिदंविश्वंस्थावरंजंगमंतथा ॥ अन्ये निमित्तमात्रास्तेकर्तारस्त्वनिर्मिताः ॥ ३५ ॥ नमोदेविमहामायेसर्वेषांजननीस्मृता ॥ कोभेदस्तवदेवेषुदैत्येषुस्वकृतेषुच ॥ ३६ ॥ मातुः पुत्रेषुकोभेदोऽप्यशुभेषुशुभेषुच ॥ तथैवदेवेष्वस्मासुनकर्तव्यस्त्वयाऽधुना ॥ ३७ ॥ यादृशास्तादृशामातःसुतास्तेदानवाःकिल ॥ यतस्त्वं विश्वजननीपुराणेषुप्रकीर्तिता ॥ ३८ ॥ तेऽपिस्वार्थपरानूनंतथैववयमप्युत ॥ नांतरंदैत्यसुरयोर्भेदोऽयंमोहसंभवः ॥ ३९ ॥ धनदारादिभोगेषुवयंसक्तादिवानिशम् ॥ तथैवदेवादेवेशिकोभेदोऽसुरदेवयोः ॥ ४० ॥ तेपिकश्यपदायादावयंतत्संभवाःकिल ॥ कुतोविरोधसंभूतिर्जातामातस्तवाऽधुना ॥ ४१ ॥ नतथाविहितंमातस्त्वयिसर्वसमुद्भवे ॥ साम्यतैवत्वयास्थाप्यादेवेष्वस्मासुचैवहि ॥ ४२ ॥ गुणव्यतिकरात्सर्वेसमुत्पन्नाःसुराऽसुराः ॥ गुणान्विताभवेयुस्तेकथंदेहभृतोऽमराः ॥ ४३ ॥

जिसप्रकार आपके पुत्र है. हमभी उसीप्रकार है ॥ ३८ ॥ हे जननि ! वह जिसप्रकार स्वार्थमें तत्पर है. हमारा स्वार्थभी उसीप्रकार है. सुतरां दैत्य और देवताओंमें कोईभी भेद नहीं है. यदि कोई भेदबुद्धि करै तो वह भ्रान्तिमूलक है ॥ ३९ ॥ हे देवि ! धन स्त्री इत्यादि विषयभोगमें हम जिसप्रकार आसक्त है देवता भी उसीप्रकार हैं. हे देवेशि ! तो असुरगणोंके सहित देवताओंमें क्या भेद है ? ॥ ४० ॥ हे मातः ! वहभी महर्षि कश्यपजीकेपुत्र है और हमभी उन्हींके आत्मज हैं. अतएव इस विषयमें आपके स्नेहका विपरीतभाव किसप्रकार होसकता है ?॥ ४१ ॥ हे विश्वजननि ! आपमें ऐसा विरोध कहींभी दिखाई नहीं देता, इस कारण आप देवता और असुरगणोंको समान जानिये॥ ४२ ॥ देवतागण और असुरगण सभी गुणोंके संयोगसे उत्पन्न हुए है. तो देवतागण देहधारी होकर किसप्रकार अधिक

गुणयुक्त होसक्ते हैं ॥ ४३ ॥ संपूर्ण देहमेंही काम, क्रोध और लोभ इत्यादिका अधिकार है तब कौन व्यक्ति अविरोधी होसक्ता है ? ॥ ४४ ॥ मै जानता हूं
कि, आपनेंही कौतुकवशतः युद्ध देखनेको हमारा परस्पर भेद कराकर यह विरोध उपस्थित किया है ॥ ४५ ॥ नहीं तो हे चामुण्डे ! यदि हमारा कलह देखनेकी
तुम्हारी इच्छा नहीं होती, तो हम भ्राताओग परस्पर विरोध क्यों करते ? ॥ ४६ ॥ हे देवि ! हम धर्मकोभी जानते है शतक्रतुकोभी जानते हैं. तथापि विषय
संभोगकेलिये हमारा सदाही कलह होता है ॥ ४७ ॥ हे अम्बिके ! इस संपूर्ण संसारमें तुम्हारे अतिरिक्त दूसरा कोई सबका शासन कर्त्ता दिखाई नहीं देता जो स्पृहा
वान् है उनका वचन प्रतिपालन करनेमे कौन पंडित समर्थ होसक्ता है ? ॥ ४८ ॥ हे मातः ! किसी समयमे देवता और असुरोने मिलकर समुद्रका मथन किया था
तब विष्णुने सुधा, रत्नबाँटनेके मिषसे देवता और असुरोंमे परस्पर भेद करादिया था ॥ ४९ ॥ हे मातः ! आपने जिनको जगद्गुरु और जगत्का पालनकर्त्ता

कामःक्रोधश्चलोभश्चसर्वदेहेषुसंस्थिताः ॥ वर्ततेसर्वदातस्मात्कोऽविरोधीभवेज्जनः ॥४४॥ त्वयामिथोविरोधोऽयंकल्पितःकिलकौतुकात् ॥ मन्या
महेविभेदेननूनंयुद्धदिदृक्षया ॥४५॥ अन्यथाखलुभ्रातॄणांविरोधःकीदृशोऽनघे ॥ त्वंचेन्नेच्छसिचामुंडेवीक्षितुंकलहंकिल ॥४६॥ जानामिधर्मं
धर्मज्ञेवेद्मिचाऽहंशतक्रतुम् ॥तथाऽपिकलहोऽस्माकंभोगार्थंदेविसर्वदा ॥ ४७ ॥ एकःकोऽपिनशास्ताऽस्तिसंसारेत्वांविनाऽम्बिके ॥ स्पृहावत
स्तुकःकर्तुंक्षमतेवचनंबुधः ॥४८॥ देवाऽसुरैरयंसिंधुर्मथितःसमयेक्वचित् ॥ विष्णुनाविहितोभेदःसुधारत्नच्छलेनवै ॥४९॥ त्वयाऽसौकल्पितः
शौरिःपालकस्त्वंजगद्गुरुः ॥ तेनलक्ष्मीःस्वयंलोभाद्गृहीताऽमरसुंदरी ॥५०॥ ऐरावतस्तथेंद्रेणपारिजातोऽथकामधुक् ॥ उच्चैःश्रवाःसुरैःसर्वंगृही
तंवैष्णवेच्छया ॥५१ ॥ अनयंतादृशंकृत्वाजातादेवास्तुसाधवः ॥ "अन्यायिनःसुरानूनंपश्यत्वंधर्मलक्षणम् ॥" संस्थापिताःसुरानूनंविष्णुना
बहुमानिना ॥ ५२ ॥ नूनंदैत्याःपराभूवन्पश्यत्वंधर्मलक्षणम् ॥ क्वधर्मःकीदृशोधर्मःक्वकार्यंक्वचसाधुता ॥ ५३ ॥

किया है उन्हेंनेही लोभके वशीभूत हो अमरसुंदरी लक्ष्मी देवीको ग्रहण किया था ॥ ५० ॥ देवराज इन्द्रने ऐरावत, पारिजात, कामधेनु, तथा उच्चैःश्रवा
को ग्रहण किया था । इसी प्रकार विष्णुकी इच्छासे अन्यान्य देवताओंने उत्तम, उत्तम सामग्री ग्रहण करी थी ॥ ५१ ॥ क्या आश्चर्य है ! इसप्रकार अन्याय
कार्य करनेपर भी देवता साधु हुए, वास्तवमे देवताही अन्यायकारी है इसमें संदेह नहीं । हे देवि ! आप इस विषयमें यथार्थ धर्म क्या है ? सो अवलोकन
कीजिये, बहुमानी विष्णुने देवताओंको स्वपदमें स्थापित और दैत्योंको पराभूत किया है । हे देवि ! आप इस विषयमे धर्मका लक्षण अवलोकन कीजिये धर्म
कहां है ? किस प्रकारका है ? धर्मका कार्य क्या है ? साधुता किस प्रकार है ? यह आप भली भाँति विचार करके देखिये, किसके धर्मकी रक्षा हुई है; किसकी

साधुता प्रकाशितत हुई है, किसकी जीत वा हार होनी उचित है ? क्योंकि इन सब बातोंके विचारनेमें आप भलीभाँति समर्थ हैं ॥ ५२ ॥ ५३ ॥ हाय मीमांसकगणोंका सिद्धान्त किसके सन्मुख प्रकाश करूं ? विचार करके देखनेसे यह जगत् विवादका क्षेत्र है, क्योंकि तार्किकगण युक्तिपथके पक्षपाती और वेदवादी विधिमार्गके अनुवर्त्ती है ॥ ५४ ॥ यह सब स्थूलबुद्धिगण इस संसारको एक जनके कर्त्तृत्वसे उत्पन्न और पालित स्वीकार करते हैं, तथा आपसमें विरोध करते है॥यदि इस अनन्त विस्तृत संसारमें एकही जन कर्त्ता हो तो एक कार्यमें परस्परका मतभेद और विरोध क्यों होता है ? वेदमें किस कारण एकमत दिखाई नहीं देता ? और सब शास्त्रोंका मतभी किस निमित्त पृथक् पृथक् है ?॥५५॥५६॥ वेदविद्गणोंके अभिप्रायकाभी अनैक्य क्यों देखा जाता है ? हे देवि ! यह स्थावर जंगमात्मक सब जगत् स्वार्थपरायण है, इसकारणही उक्त प्रकारका मतभेद हुआ है, इसमें संदेह नहीं ॥ ५७ ॥ इस संसारमें स्पृहाहीन पुरुष न है न होगा ॥

कथयामिचकस्याऽग्रेसिद्धंमैमांसिकंमतम् ॥ तार्किकायुक्तिवादज्ञाविधिज्ञावेदवादकाः ॥ ५४ ॥ उक्ताःसकर्तृकंविश्वंविदन्तेजडात्मकाः ॥ कर्ताभवतिचेदस्मिन्संसारेवितितेकिल ॥ ५५ ॥ विरोधःकीदृशस्तत्रचैककर्मणिवैमिथः ॥ वेदेनैकमतिःकस्माच्छास्त्रेष्वपितथापुनः ॥ ५६ ॥ नैकवाक्यंवचस्तेषामपिवेदविदांपुनः ॥ यतःस्वार्थपरंसर्वजगत्स्थावरजंगमम् ॥ ५७ ॥ निःस्पृहःकोऽपिसंसारेनभवेन्नभविष्यति ॥ शशिनाऽथगुरोर्भार्याहृताज्ञात्वाबलादपि ॥ ५८ ॥ गौतमस्यतथेंद्रेणजानताधर्मनिश्चयम् ॥ गुरुणाऽनुजभार्याचभुक्तागर्भवतीबलात् ॥ ५९ ॥ शप्तोगर्भगतोबालःकृतश्चांधस्तथापुनः ॥ विष्णुनाचशिरश्छिन्नंराहोश्चक्रेणवैबलात् ॥ ६० ॥ अपराधंविनाकामंतदाऽसत्त्ववतांबिके ॥ पौत्रोधर्मवतांशूरःसत्यव्रतपरायणः ॥ ६१ ॥ यज्वादानपतिःशांतःसर्वज्ञःसर्वपूजकः ॥ कृत्वाऽथवामनंरूपंहरिणाछलवेदिना ॥ ६२ ॥ वंचितोऽसौबलिःसर्वंहृतंराज्यंपुराकिल ॥ तथाऽपिदेवान्धर्मस्थान्प्रवदंतिमनीषिणः ॥ ६३ ॥ वदंतिचाटुवादांश्चधर्मवादाञ्जयंगताः ॥ एवंज्ञात्वा जगन्मातर्यथेच्छसितथाकुरु ॥ ६४ ॥

देखो चन्द्रमाने जानकर तथा सुनकरभी बलपूर्वक गुरुकी भार्याका हरण किया ॥ ५८ ॥ इन्द्रने धर्मके तत्त्वको निश्चय जानकरभी गौतमकी भार्याका हरण किया देवगुरुने अनुजकी भार्यासे बलपूर्वक रमण किया और ज्येष्ठकी गर्भवती भार्यासे ॥ ५९ ॥ बलात्कार करके गर्भगत बालकको शाप देकर अंधा किया । अधिक क्या ? सत्वगुणयुक्त विष्णुनेभी विना अपराध बलपूर्वक राहुका मस्तक काटा ॥ ६० ॥ हे अम्बिके ! धार्मिकगणोमें अग्रणी, सत्यव्रतपरायण यज्ञशील, वदान्य, शान्त, सर्वज्ञ मेरा पौत्र बलि, जो सबके मानकी रक्षा करता था छलावलम्बी हरिने वामनरूप धारणपूर्वक ॥ ६१ ॥ ६२ ॥ उसको छलकर उसके संपूर्ण राज्यका हरण कर लिया हाय ! तोभी मुनिगण देवताओंको धर्मका स्थापन कर्त्ता कहकर व्याख्या करते हैं ॥ ६३ ॥ क्या आश्चर्य है ? इस जगतमें जो

चाटुकार "बनावटी" कहते हैं, उनकीही जय और यथार्थधर्मवादी है, उनकाही क्षय होता है ॥ हे देवि ! आप जगत्की माता हैं, यह सब विचार कर
जो इच्छा हो वही कीजिये ॥ ६४ ॥ सब दानवोंको अपनीही शरणागत जानो अब उनका वध वा रक्षा, जो उचित हो सो करो. देवीने कहा हे दानव लोगो !
तुम सब पातालको जाओ और समरजनित क्रोध छोड़कर निर्भय रहो वहाँ इच्छानुसार वासकरते रहो तुम लोग इस समय शुभ और अशुभ प्राप्तिके कारण
स्वरूपकालकी प्रतीक्षा करो ॥ ६५ ॥ ६६ ॥ जो निर्वेदपरायण संसारसे पृथक् और विरागी हैं उनको सर्वदा सब स्थानोंमें ही सुख विद्यमान है और
जिनका मन लोभाक्रष्ट है उनको त्रैलोक्यका राज्य प्राप्त होनेपरभी सुख नहीं होता ॥ ६७ ॥ अधिक क्या सत्ययुगमेंभी लोभपरायण पुरुष फल प्राप्त होनेपरभी
सुखलाभ नहीं करसके ॥ ६८ ॥ अतएव तुम लोग पृथ्वी छोड़कर पातालको जाओ तुम विगतपाप हो मेरी आज्ञा मस्तकपर धारण करके पातालतलमें गमन
शरणादानवाःसर्वेजहिवारक्षवापुनः ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ सर्वेगच्छतपातालंतत्रवासंयथेप्सितम् ॥ ६५॥ कुरुध्वंदानवाःसर्वेनिर्भयागतमन्यवः ॥
कालःप्रतीक्ष्योयुष्माभिःकारणंसशुभेऽशुभे ॥ ६६ ॥ सुनिर्वेदपराणांहिसुखंसर्वत्रसर्वदा ॥ त्रैलोक्यस्यचराज्येऽपिनसुखंलोभचेतसाम् ॥६७॥
कृतेऽपिनसुखंपूर्णसस्पृहाणांफलैरपि ॥ तस्मात्त्यक्त्वामहीमेतांप्रयांत्वद्यमहीतलम् ॥६८॥ ममाऽऽज्ञांपुरतःकृत्वासर्वेविगतकल्मषाः ॥ व्यासउ
वाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंदेव्यास्तथेत्युक्त्वारसातलम् ॥६९॥ प्रणम्यदानवाःसर्वेगताःशक्त्याऽभिरक्षिताः ॥ अंतर्दधेततोदेवीदेवाःस्वभुवनंगताः
॥ ७० ॥ त्यक्त्वावैरंस्थिताःसर्वेतेतदादेवदानवाः ॥ एतदाख्यानमखिलंयःशृणोतिवदत्यथ ॥७१॥ सर्वदुःखविनिर्मुक्तःप्रयातिपदमुत्तमम् ॥
॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेचतुर्थस्कन्धेपञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ जनमेजयउवाच ॥ भृगुशापान्मुनिश्रेष्ठहरेरद्भुतकर्मणः ॥ अवताराः
कथंजाताःकस्मिन्मन्वन्तरेविभो ॥ १ ॥ विस्तराद्वदधर्मज्ञअवतारकथांहरेः ॥ पापनाशकरींब्रह्मञ्छ्रुतांसर्वसुखावहाम् ॥ २ ॥
करो. व्यासजी बोले दानवोंने देवीका यह वचन सुनकर शिरोधारणकर ॥ ६९ ॥ और उनको प्रणाम कर तथा उनके द्वारा प्रतिपालित हो पातालमें चले गये
इसके उपरान्त देवी अन्तर्धान होगई और देवता अपने अपने भवनको चले गये ॥ ७० ॥ इस प्रकार देवता और दानव लोग आपसका वैरभाव छोडकर वास
करने लगे हे महाराज ! जो कोई इस आख्यानको पढ़ते है वा सुनते है ॥ ७१ ॥ वे सब प्रकारके दुःखोसे छूटकर भगवान्के परमपदको पाते है ॥ इति श्रीदेवी
भागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायां पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ ॥ जनमेजय बोले हे विभो ! भृगुशापके कारण विचित्रकर्मा हरि किस मन्वन्तरमें
में किसप्रकार अवतीर्ण हुए थे ? ॥ १ ॥ हे धर्मज्ञ ! आप पापनाशिनी सर्वसुखदायिनी और कल्याणविधायिनी उन्हीं हरिके अवतारकी कथाका

विस्तारसहित वर्णन कीजिये॥ २॥ व्यासजीने कहा हे नरेन्द्र! जिस २ मन्वन्तर और जिस जिस युगमें भगवान् अवतीर्ण हुए थे,
भगवान् नारायणने जो जो आकार धारण करके जो जो कार्यसाधन किये थे. इस सम्भव मैं संक्षेपसे वे सब तुम्हारे निकट वर्णन करता हूं,श्रवण करो॥ ४॥ चाक्षुष वह सब वर्णन करता हूं सुनो ॥ ३॥
मन्वन्तरमें धर्मका अवतार प्रकाशित हुआ. तिसमें नरनारायणनामक दो धर्मके पुत्र अवतीर्ण होकर पृथ्वीतलमें विख्यात हुए थे ॥ ५॥ फिर वर्त्तमान वैवस्वत मनुके
अधिकार समय दूसरे युगमें भगवान् हरि अत्रिऋषिके पुत्र होकर दत्तात्रेयनामसे अवतीर्ण हुए थे ॥ ६॥ अत्रिकी अनसूयाने ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र इन तीन प्रधान
देवताओंको सन्तानरूपमें प्राप्त करनेकी इच्छाकी. उसीके अनुसार उन्होंने ऋषिपत्नीकी कामना पूर्ण करनेको उसके गर्भसे जन्म ग्रहण किया ॥ ७ ॥ अनसूया
सती स्त्रियोंमें श्रेष्ठ थी. इस कारण केवल उसके प्रार्थना करतेही ब्रह्मा विष्णु और महेश्वरने उसके पुत्र होना स्वीकार किया ॥ ८ ॥ तिनमें ब्रह्मा सोमरूपसे,

व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिअवतारान्हरेर्यथा ॥ यस्मिन्मन्वन्तरेजातायुगेयस्मिन्नराधिप ॥ ३॥ येनरूपेणयत्कार्यंकृतंनारायणेनवै ॥
तत्सर्वंनृपवक्ष्यामिसंक्षेपेणतवाऽधुना ॥ ४॥ धर्मस्यैवाऽवतारोऽभूच्चाक्षुषेमनुसंभवे ॥ नरनारायणौधर्मपुत्रौख्यातौमहीतले ॥ ५॥ अथवैवस्वता
ख्येऽस्मिन्द्वितीयेतुयुगेपुनः ॥ दत्तात्रेयोऽवतारोऽत्रेःपुत्रत्वमगमद्धरिः ॥ ६॥ ब्रह्माविष्णुस्तथारुद्रस्त्रयोऽमीदेवसत्तमाः ॥ पुत्रत्वमगमन्देवास्तस्याऽ
त्रेर्भार्ययावृताः ॥ ७॥ अनसूयाऽत्रिपत्नीचसतीनामुत्तमासती ॥ ययासंप्रार्थितादेवाःपुत्रत्वमगमंस्त्रयः ॥ ८॥ ब्रह्माऽभूत्सोमरूपस्तुदत्तात्रेयोहरिःस्व
यम् ॥ दुर्वासारुद्ररूपोऽसौपुत्रत्वंतेप्रपेदिरे ॥ ९॥ नृसिंहस्याऽवतारस्तुदेवकार्यार्थसिद्धये ॥ चतुर्थेतुयुगेजातोद्विधारूपोमनोहरः ॥ १०॥ हिरण्यकशि
पोःसम्यग्वधायभगवान्हरिः ॥ चक्रेरूपंनारसिंहंदेवानांविस्मयप्रदम् ॥ ११॥ बलेर्नियमनार्थायश्रेष्ठेत्रेतायुगेतथा ॥ चकाररूपंभगवान्वामनंकश्य
पान्मुनेः ॥ १२॥ छलयित्वामखेभूपंराज्यंतस्यजहारह ॥ पातालेस्थापयामासबलिंवामनरूपधृक् ॥ १३॥ युगेचैकोनविंशेऽथत्रेताख्येभगवान्हरिः ॥
जमदग्निसुतोजातो रामोनाममहाबलः ॥ १४॥ क्षत्रियांतकरःश्रीमान्सत्यवादीजितेंद्रियः ॥ दत्तवान्मेदिनींकृत्स्नांकश्यपायमहात्मने ॥ १५ ॥

स्वयं हरि दत्तात्रेयरूपसे और रुद्रदेव दुर्वासारूपसे प्रादुर्भूत हुए थे ॥ ९ ॥ चौथे युगमें भगवान् देवताओंका कार्य साधनेके निमित्त मनोहर द्विरूप अर्थात् मृगेन्द्रमुख
और अवशिष्टांग नराकार धारण करके नृसिंहरूपसे अवतीर्ण हुए थे ॥ १० ॥ वे हिरण्यकशिपुको मारनेके लियेही देवतागणोंको भी विस्मित कर नृसिंहमूर्तिमें
अवतीर्ण हुए ॥ ११ ॥ भगवान् हरिने बलिका प्रभाव प्रशमित, करनेके युगश्रेष्ठ त्रेतामे महर्षि कश्यपके औरसपुत्र होकर वामनरूप धारण किया था ॥ १२ ॥
उन्हीं वामनरूपधारी हरिने यज्ञस्थलमें छलपूर्वक बलिका राज्यग्रहण करके उसको पातालमें स्थापित किया था ॥ १३ ॥ फिर त्रेतानामक एकोन
विंश युगमें भगवान् हरि जमदग्नि ऋषिके महाबल पुत्ररूपमें जन्म ग्रहण कर परशुराम नामसे विख्यात हुए ॥ १४ ॥ वे रूपवान् सत्यवादी

और जितेन्द्रिय थे ! उनसेही क्षत्रियकुल निर्मूल हुआ और उन्होंनेही महात्मा कश्यप ऋषिको संपूर्ण पृथ्वीका राज्य समर्पण किया था ॥ १५ ॥ हे राजेन्द्र ! उन्हीं अद्भुतकर्मा हरिका परशुराम नामक पापविनाशक अवतार है ॥ १६ ॥ अनन्तर भगवान् हरि त्रेतायुगके समय रघुकुलमे रामनामसे दशरथके पुत्ररूपमें प्रादुर्भूत हुए थे ॥ १७॥ अनन्तर अष्टाविंशतिद्वापरयुगमे नरनारायणके अंशसे महाबलअर्जुन और कृष्णरूपसे पृथ्वीतलमे जन्म ग्रहण किया इन कृष्ण और अर्जुनने भूमिक भारका नाश करनेकेलिये जन्म ग्रहण करके ॥ १८ ॥ कुरुक्षेत्रमें अत्यन्तदारुण संग्राम उपस्थित किया । हे राजन् ! इसप्रकार युगयुगमें ॥ ॥ १९ ॥ हरिकी प्रकृतिके अनुरूप अनेक अवतार होते है. हे राजेन्द्र ! यह अखिल तीनों जगत् प्रकृतिके वशमें अवस्थित रहते है ॥ २० ॥ यह प्रकृति जिसप्रकार

योवैपरशुरामाख्योहरेरद्भुतकर्मणः ॥ अवतारस्तुराजेंद्रकथितःपापनाशनः ॥ १६ ॥ त्रेतायुगेरघोर्वंशेरामोदशरथात्मजः ॥ नरनारायणांशौ द्वौजातौभुविमहाबलौ ॥१७॥ अष्टाविंशेयुगेशस्तौद्वापरेऽर्जुनशौरिणौ ॥ धराभाराऽवतारार्थंजातौकृष्णाऽर्जुनौभुवि ॥१८॥ कृतवंतौमहायुद्धं कुरुक्षेत्रेऽतिदारुणम् ॥ एवंयुगेयुगेराजन्नवताराहरेःकिल ॥१९॥ भवंतिबहवःकामंप्रकृतेरनुरूपतः ॥ प्रकृतेरखिलंसर्ववशमेतज्जगत्त्रयम् ॥२०॥ यथेच्छतितथैवेयंभ्रामयत्यनिशंजगत् ॥ पुरुषस्यप्रियार्थसारचयत्यखिलंजगत् ॥ २१ ॥ सृष्ट्वापुराहिभगवाञ्जगदेतच्चराचरम् ॥ सर्वादिः सर्वगश्चाऽसौदुर्ज्ञेयःपरमोऽव्ययः ॥२२॥ निरालंबोनिराकारोनिःस्पृहश्चपरात्परः ॥ उपाधितस्त्रिधाभातियस्याःसाप्रकृतिःपरा ॥२३॥ उत्पत्तिकालयोगात्साभिन्नाभातिशिवातदा ॥ साविश्वंकुरुतेकामंसापालयतिकामदा ॥२४॥ कल्पान्तेसंहरत्येवत्रिरूपाविश्वमोहिनी ॥ तयायुक्तोऽसृजद्ब्रह्माविष्णुःपातितयाऽन्वितः ॥ २५ ॥ रुद्रःसंहरतेकामंतयासंमिलितःशिवः ॥ साचैवोत्पाद्यकाकुत्स्थंपुरावैनृपसत्तमम् ॥ २६ ॥

इच्छा करती है उसीप्रकार जगत्को निरंतर भ्रमण कराती है प्रकृतिपुरुषका प्रियसाधन करनेके लियेही निरन्तर इस अखिलजगत्की रचना करती है ॥२१॥ जिस मायाकी उपाधिसे परात्पर, सर्वादि, सर्वगत, दुर्ज्ञेय, परम, अव्यय, निरवलम्ब निराकार निस्पृह भगवान् इस चराचर जगत्की सृष्टि करके ब्रह्मा, विष्णु, महेश्वररूपसे अथवा सात्विक, राजस और तामसरूपसे प्रतिभात हुए हैं. उस मायाकोही परमाप्रकृति जानना चाहिये ॥२२॥२३॥ वह शिवा प्रकृति, उत्पत्ति और कालयोगसे भिन्न भिन्न रूपमें प्रतिभात होती है. वह त्रिरूपा विश्वमोहिनी ही विश्वकी सृष्टि और पालनकरती हैं ॥ २४ ॥ और कल्पान्तमें संहार करती हैं. हे राजन् ! इस प्रकृतिके सहित संयुक्त होनेसेही ब्रह्मा सृष्टि, विष्णु पालन ॥ २५ ॥ और कल्याणमय महादेव संहार कार्य साधन करते हैं; उन्होंनेही पूर्वकालमे

कुत्रचित्स्थापयामासदानवानांजयायच ॥ एवमस्मिंश्चसंसारेसुखदुःखान्विताःकिल ॥ २७ ॥ भवंतिप्राणिनःसर्वेविधितंत्रनियंत्रिताः ॥
इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेचतुर्थस्कंधेषोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ छ ॥ ॥ जनमेजयउवाच ॥ वारांगनास्त्वयाख्यातानरनारायणाऽऽ
श्रमे ॥ एकंनारायणंशांतंकामयानाःस्मरातुराः ॥ १ ॥ शप्तुकामस्तदाजातोमुनिर्नारायणश्चताः ॥ निवारितोनरेणाऽथभ्राताधर्मविदानृप ॥
॥ २ ॥ किंकृतंमुनिनातेनव्यसनेसमुपस्थिते ॥ ताभिःसंकल्पितेनाऽर्थकामार्थाभिर्भृशंमुने ॥ ३ ॥ शक्रेणोत्पादिताभिश्चबहुप्रार्थनयापुनः ॥
याचितेनविवाहार्थंकिंकृतंतेनजिष्णुना ॥ ४ ॥ इत्येतच्छ्रोतुमिच्छामिचरितंतस्यमोक्षदम् ॥ नारायणस्यमेब्रूहिविस्तरेणपितामह ॥ ५ ॥
व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामियथातस्यमहात्मनः॥ धर्मपुत्रस्यधर्मज्ञविस्तरेणवदामिते॥६॥शप्तुकामस्तुसंदृष्टोनरेणाऽथयदाहरिः ॥वा
रितोऽसौसमाश्वास्यमुनिर्नारायणस्तदा॥७॥शांतकोपस्तदोवाचतास्तपस्वीमहामुनिः॥स्मितपूर्वमिदंवाक्यंमधुरंधर्मनंदनः ॥८॥ अस्मिञ्जन्म
निचावयोःकृतसंकल्पवानहम् ॥ आवाभ्यांचनकर्तव्यःसर्वथादारसंग्रहः ॥ ९ ॥

नृपसत्तम काकुत्स्थको उत्पन्न करके ॥२६॥ दानवगणोंकी जयको किसी स्थानमें स्थापित किया था. हे महाराज ! इसप्रकार प्राणिगण इस संसारमें विधिनियमसे आवद्ध होकर कभी सुखी और कभी दुःखी होकर विचरण करते है ॥ २७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायां षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

दोहा–सुरललनाको गमन जिमि, नारायणके गेह। भयो सप्तदशमें सकल, वर्णहि सहित सनेह॥

जन्मेजयने कहा हे मुनिवर ! आपने कहा है कि नरनारायणके आश्रममें स्वर्गकी अप्सराओंने कामातुर होकर शान्तचित्त एकमात्र नारायणकीही कामना की थी ॥ १ ॥ उस समय नारायण मुनि उनको शाप देनेको उद्यत हुए तब उनके भ्राता नरऋषिने उनको निवारण किया था ॥ २॥ इस समय पूँछता हूं इसप्रकार संकटका समय उपस्थित होनेपर नारायण मुनिने क्या किया था ? अमरनाथ इन्द्रने जिन सब कामाभिलाषी सुरवारांगनाओंको भेजा था ॥ ३॥ उनके अनेकवार परिणय प्रार्थना करनेपर उन विष्णु नारायणऋषिने क्या किया ? ॥४॥ हे पितामह ! उन नारायणके ये मोक्षप्रद संपूर्ण पवित्र चरित्र श्रवण करनेकी हमारी अत्यन्त वासना उत्पन्न हुई है. आप उनको विस्तारसहित वर्णन करके हमारी अभिलाषा पूर्ण कीजिये ॥५॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! उन महात्मा धर्मपुत्रके आचरणोंका मैं तुम्हारे निकट विस्तारसहित वर्णन करता हूं तुम सुनो ॥६॥ नारायण हरिने जब शाप देनेकी इच्छा की, तब नरऋषिने यह देख उनको सांत्वना शान्तिपूर्वक निवारण किया॥ ७॥ तब महामुनि तपोधन धर्मनन्दनने अपना क्रोध भाव छोड कुछेक हँसकर उनसे मधुर वचनद्वारा कहा॥ ८॥ हे सब सुन्दरियो ! इस जन्ममें हमने तपश्चरणका संकल्पकिया है. सुतरां इस अवस्थामें हमको स्त्रीग्रहण करना किसी

प्रकार उचित नहीं है ॥९॥ इसकारण तुम हमपर कृपा करके स्वर्गको जाओ. देखो जो धर्मज्ञ हे, वह कभी दूसरेका व्रतभंग करनेकी अभिलाषा नहीं करते ॥१०॥ हे सुलोचनागणो! शृंगाररसमे रतिही स्थायीभावसे कही गई है, हममें इस समय उसका अभाव है; अतएव हम किसप्रकार उस संबंधकी संयोजना कर सक्ते हैं ? ॥ ११ ॥ कारणके विना कार्यकी उत्पत्ति नहीं होती यह स्थिर निश्चय है, कवियोंने शास्त्रमें रसकोही स्थायीभाव कहा है ॥१२॥ जो हो, हमारे अंग प्रत्यङ्ग सब निश्चयही सुशोभन हैं, मैंही पृथ्वीतलमे धन्य और सौभाग्यवान् हूं नहीं तो मैं तुम्हारा अकृत्रिमप्रणयास्पद क्यों होता! ॥ १३ ॥ तुम सौभाग्यवती हो. इसकारण कृपा करके हमारे व्रतकी रक्षा करो. मेरी यही प्रार्थना है कि, जन्मान्तरमे तुम्हारा पति हूं ॥ १४ ॥ हे विशालाक्षी सब सुंदरीगणो! अट्ठाईसवें द्वापरयुगमें देवता

तस्माद्गच्छंतुत्रिदिवंकृपांकृत्वाममोपरि ॥ धर्मज्ञानप्रकुर्वंतिव्रतभंगंपरस्यवै ॥ १० ॥ शृंगारेऽस्मिन्रसेनूनस्थायीभावोरतिःस्मृतः ॥ कथंकरोमिसंबंधंतदभावेसुलोचनाः ॥ ११ ॥ कारणेनविनाकार्यंनभवेदितिनिश्चयः ॥ कविभिःकथितंशास्त्रेस्थायीभावोरसःकिल ॥ १२ ॥ धन्यःसुचारुसर्वांगःसभाग्योऽहंधरातले ॥ प्रीतिपात्रंयतोजातोभवतीनामकृत्रिमम् ॥ १३ ॥ भवतीभिःकृपांकृत्वारक्षणीयंव्रतंमम ॥ भविष्यामिमहाभागाःपतिरप्यन्यजन्मनि ॥ १४ ॥ अष्टाविंशेविशालाक्ष्योद्वापरेऽस्मिन्धरातले ॥ देवानांकार्यसिद्ध्यर्थंप्रभविष्यामिसर्वथा ॥ १५ ॥ तदाभवत्योमद्दाराःप्राप्यजन्मपृथक्पृथक् ॥ भूपतीनांसुताभूत्वापत्नीभावंगमिष्यथ ॥ १६ ॥ इत्याश्वास्यहरिस्तास्तुप्रतिश्रुत्यपरिग्रहम् ॥ व्यसर्जयत्सभगवाञ्जग्मुश्चविगतज्वराः ॥ १७ ॥ एवंविसर्जितास्तेनगताःस्वर्गंतदांगनाः ॥ शक्रायकथयामासुःकारणंसकलंपुनः ॥ १८ ॥ आश्रुत्यमघवांस्ताभ्योवृत्तांतंतस्यविस्तरात् ॥ तुष्टावतंमहात्मानंनारीर्दृष्ट्वातथोर्वशीः ॥ १९ ॥

ओंकी कार्यसिद्धिके निमित्त मैं पृथ्वीतलमें निःसंदेह अवतीर्ण हूंगा ॥ १५ ॥ तिस समय तुम भी सब पृथ्वीतलमे राजकन्यारूपसे पृथक् पृथक् जन्म ग्रहण करके हमारे पत्नीभावको प्राप्त होंगी ॥१६॥ नारायणने इसप्रकार भरोसा दे, विवाह करना स्वीकारकर उनको विदा किया ॥ १७ ॥ वे भी मनकी उत्कंठा छोडकर सुरपुरमें चली गई और इन्द्रके निकट जायकर आदिसे अंततक सब वृत्तान्त उन्होंने कहा ॥१८॥ सुरपति इन्द्र सुरांगनागणोके मुखसे उन दोनों ऋषियोका वृत्तान्त विस्तारपूर्वक सुनकर और नारायण ऋषिके ऊरुसे उत्पन्न हुई उर्वशी इत्यादि सुंदरियोंको देखकर महात्मा नारायणके गुणकीर्त्तन करने लगे ॥ १९ ॥

इन्द्रने कहा—अहो ! मुनिकी क्या आश्चर्य धैर्य शक्ति है ? क्या चमत्कारी तपका प्रभाव है ? अहो ! उन्होंने तपोबलसे उर्वशी इत्यादि इन सब अनुपम सुंदरी गणोंको अपने ऊरुदेशसे उत्पन्न किया है ॥ २० ॥ सुरराज इस प्रकार उनके गुणकीर्तन करके निरुद्वेग हुए, इधर धर्मात्मा नारायणभी अपनी तपस्यामें निरत हुए ॥ २१ ॥ हे राजेन्द्र ! यह मैंने तुमसे महामुनि नारायणका अद्भुत संपूर्ण वृत्तान्त सम्यक्प्रकार वर्णन किया ॥ २२ ॥ हे भरतकुलभूषण ! वही नर नारायण भृगुशापके कारण पृथ्वीका भार हरण करनेके लिये कृष्ण और अर्जुन नामक वीरस्वरूपमें अवतीर्ण हुए थे ॥ २३ ॥ राजाने कहा हे मानद ! हे मुने ! इस समय कृष्णावतारके चारित्र विस्तारसहित कहकर मेरे मनका संदेह दूर कीजिये ॥ २४ ॥ हे मुनिवर ! महाबल हरि और अनन्तने जिनका पुत्रत्व

इंद्रउवाच ॥ अहोधैर्यंमुनेःकामंतथैवचतपोबलम् ॥ येनोर्वश्यःस्वतपसाताद्दग्रूपाःप्रकल्पिताः ॥ २० ॥ इतिस्तुत्वाप्रसन्नात्माबभूवसुरराट्
ततः ॥ नारायणोऽपिधर्मात्मातपस्यभिरतोऽभवत् ॥ २१ ॥ इत्येतत्सर्वमाख्यातंमुनेर्वृत्तांतमद्भुतम् ॥ नारायणस्यसकलंनरस्यचमहामुने ॥
॥ २२ ॥ तौहिकृष्णाऽर्जुनौवीरौभूभारहरणायच ॥ जातौतौभरतश्रेष्ठभृगोःशापवशादिह ॥ २३ ॥ राजोवाच ॥ कृष्णाऽवतारचरितंविस्तरे
णवदस्वमे ॥ संदेहोममचित्तेऽस्तितंनिवारयमानद ॥ २४ ॥ ययोःपुत्रत्वमापन्नौहर्यनंतौमहाबलौ ॥ देवकीवसुदेवौतौदुःखभाजौकथंमुने ॥
॥२५॥ कंसेननिगडेबद्धौपीडितौबहुवत्सरान् ॥ ययोःपुत्रोहरिःसाक्षात्तपसातोषितोऽभवत्॥२६॥जातोऽसौमथुरायांतुगोकुलेसकथंगतः॥कंसं
हत्वाद्वारवत्यांनिवासंकृतवान्कथम् ॥२७ ॥ पित्रादिसेवितंदेशंसमृद्धंपावनंकिल ॥ त्यक्त्वादेशांतरेऽनार्येगतवान्सकथंहरिः ॥ २८ ॥ कुलं
चद्विजशापेनकथमुत्सादितंहरेः ॥ भाराऽवतारणंकृत्वावासुदेवःसनातनः ॥ २९ ॥

स्वीकार किया था, वे वसुदेव और देवकी दुःखके भाजन क्यों हुए ॥ २५ ॥ तपस्यासे संतुष्ट होकर साक्षात् भगवान् जनार्दन जिनके पुत्र हुए थे, वे बहुत काल पर्यन्त कंसके कारागारमें निगडबद्ध क्यो रहे ? इसका क्या तात्पर्य है ॥ २६ ॥ कृष्ण मथुरामें जन्म लेकर गोकुलमें क्यों गये और कंसको मारकर किसकारण समुद्र मध्यवर्तिनी द्वारावती नगरीमें वास किया ? ॥ २७ ॥ उनके माता पिता और आत्मीयवर्ग समृद्धिसंपन्न जिस समृद्धिसंपन्न देशमें वास करते थे, उसका परित्याग करके दूसरे जघन्यदेशान्तरमें वास करनेका क्या कारण है ? ॥ २८ ॥ किस कारण ब्राह्मणके शापसे यदुपतिका निज—कुलक्षय हुआ ? किस प्रकार सनातन वासुदेव पृथ्वीका भार उतार ॥ २९ ॥

देहपरित्यागपूर्वक स्वर्गमे गये ? पापिष्ठ लोगोके भारसे पृथ्वी व्याकुल हुई थी ॥ ३० ॥ वे पापीगण अमितकर्मा कृष्ण और अर्जुनके हाथसे मारेगये थे किन्तु जिन्होने हरिकी पत्नियोंको लूटा था उन दुष्टोंको न मारनेका क्या तात्पर्य है ? ॥ ३१ ॥ भीष्म, द्रोण, कर्ण, नरपति बाह्लीक, विराट्, विकर्ण, धृष्टद्युम्न ॥ ३२ ॥ राजा सोमदत्त इत्यादि प्रधान प्रधान पुरुषोंको मारकर भूमिका भार हरण किया गया, किन्तु तस्करलोगोंको मारकर उनका भार हरण क्यों न हुआ ? ॥ ३३ ॥ पतिव्रता कृष्णकी पत्नियोने किसकारण अंतमे दुःख पाया ? इस विषयको जानकर मेरे मनमें महान् संदेह उत्पन्न हुआ है ॥ ३४ ॥ धर्मात्मा वसुदेवने पुत्रके दुःखसे तापित होकर किस निमित्त प्राणपरित्याग किया और किस कारण उनको अपमृत्यु हुई ॥ ३५ ॥ हे मुनिसत्तम ! पाण्डवगण कृष्णनिरत और

देहंमुमोचतरसाजगामचदिवंहरिः ॥ पापिष्ठानांचभारेणव्याकुलाऽभूच्चमेदिनी ॥ ३० ॥ तेहतावासुदेवेनपार्थेनामितकर्मणा ॥ लुंठितायैर्हरेः पत्न्यस्तेकथंननिपातिताः ॥ ३१ ॥ भीष्मोद्रोणस्तथाकर्णोबाह्लीकोप्यथपार्थिवः ॥ वैराटोऽथविकर्णश्चधृष्टद्युम्नश्चपार्थिवः ॥ ३२ ॥ सोमदत्तादयःसर्वेनिहताःसमरेनृप ॥ तेषामुत्तारितोभारश्चौराणांनहृतःकथम् ॥३३ ॥ कृष्णपत्न्यःकथंदुःखंप्राप्ताःप्रांतेपतिव्रताः ॥ संदेहोऽयंमुनिश्रेष्ठचित्तेमेपरिवर्तते ॥ ३४ ॥ वसुदेवस्तुधर्मात्मापुत्रदुःखेनतापितः ॥ त्यक्तवान्सकथंप्राणानपमृत्युंजगामह ॥ ३५ ॥ पांडवाधर्मसंयुक्ताः कृष्णेचनिरताःसदा ॥ तेकथंदुःखभोक्तारोह्यभवन्मुनिसत्तम ॥ ३६॥ द्रौपदीचमहाभागाकथंदुःखस्यभागिनी ॥ वेदीमध्याच्चसंजातालक्ष्म्यंशसंभवाकिल ॥ ३७ ॥ सभायांचसमानीतारजोदोषसमन्विता ॥ बालादुःशासनेनाऽथकेशग्रहणकर्शिता ॥ ३८ ॥ पीडितासिंधुराज्ञाऽथवनमध्यगतासती ॥ तथैवकीचकेनाऽपिपीडितारुदतीभृशम् ॥ ३९ ॥ पुत्राःपंचैवतस्यास्तुनिहताद्रौणिनागृहे ॥ सुभद्रायाःसुतोयुद्धेबालएवनिपातितः ॥ ४० ॥ तथाचदेवकीपुत्राःषट्कंसेननिपूदिताः ॥ समर्थेनाऽपिहरिणादैवंनकृतमन्यथा ॥ ४१ ॥

धर्मज्ञ थे तब उनके इतना दुःख भोगनेका क्या कारण है ? ॥ ३६ ॥ जो द्रौपदी लक्ष्मीके अंशसे संभूत और यज्ञकी वेदीसे उत्पन्न हुई थी, उसने किसकारण इतना दुःख भोगा ? ॥३७॥ उस बालाके रजस्वला होनेपरभी दुःशासन उसके केश पकडकर सभास्थलमें क्यों लाया ? ॥ ३८ ॥ और किसकारण वनवास कालमें सिंधुराज जयद्रथने उसको अत्यन्त मर्मपीड़ा दी थी ? उस भामिनी पाण्डवगेहिनीके रोदन करनेपरभी किसकारण कीचकने उसको उत्पीड़न और अपमानित किया था ? ॥ ३९ ॥ किसकारण उसके गृह-स्थित पाँचो पुत्रोको अश्वत्थामाने मारा था ! सुभद्राके बालक पुत्रने युद्धस्थलमें प्राणपरित्याग किया, इसका क्या कारण है ? ॥ ४० ॥ कंसराजने किसकारण देवकीके छै बालकोको मारा था ? किसनिमित्त भगवान् हरिने दैवके अन्यथा करनेमे समर्थ होकर भी उसको न

किया ? ॥ ४१ ॥ क्या आश्चर्य है ? यादवगणोंके प्रति ब्रह्मशाप होकर प्रभासमें उनका निधन, एकवार हो यदुकुलका ध्वंस और उनकी पत्नियोंका लूटना इन सब भारी विषयोंमें भी क्या उन्होने दैवकी उपेक्षा करी थी ? ॥ ४२ ॥ यदि वे सबके ईश्वर और स्वयं नारायण थे तो उन्होने सर्वदा उग्रसेनके प्रति दासकी समान व्यवहार क्यो किया ? ॥ ४३ ॥ हे महाभाग ! उन नारायण मुनिके प्रति यह संदेह होता है कि, उनका व्यवहार निरंतरही साधारण जीवके समान था ॥ ४४ ॥ उनके हर्ष शोकादि सब भाव किसकारण साधारण मनुष्योके समान थे ? यदि वह नारायण हरि परमेश्वर थे ? तो क्यो उनका भाव ऐश्वरिक न होकर साधारण जन्तुकी समान हुआ था ॥ ४५ ॥ अतएव लोकातीतप्रभाव हरिने पृथ्वीतलमें जो जो कर्म किये थे; आप वे सब और उनकी दिव्य लीलाभी विस्तार सहित कहिये ॥ ४६ ॥ हे मुनिसत्तम ! आयुके क्षय होनेपर ही जीवका जीवन नष्ट होता है तो अत्यन्त कष्ट स्वीकार करके दैत्योके मारनेमे ईश्वर हरिका क्या ऐश्वर्य प्रकाशित हुआ ? ॥ ४७ ॥

यादवानांतथाशापःप्रभासेनिधनंपुनः ॥ कुलक्षयस्तथातीव्रस्तत्पत्नीनांचलुंठनम् ॥ ४२ ॥ विष्णुनाचेश्वरेणापिसाक्षान्नारायणेनच ॥ उग्रसेनस्यसेवावैदासवत्सततंकृता ॥ ४३ ॥ संदेहोऽयंमहाभागतत्रनारायणेमुनौ ॥ सर्वजंतुसमानत्वंव्यवहारेनिरंतरम् ॥ ४४ ॥ हर्षशोकादयो भावाःसर्वेषांसदृशाःकथम् ॥ ईश्वरस्यहरेर्जाताकथमप्यन्यथागतिः ॥ ४५ ॥ तस्माद्विस्तरतोब्रूहिकृष्णस्यचरितंमहत् ॥ अलौकिकेनहरिणा कृतंकर्ममहीतले ॥ ४६ ॥ हताआयुःक्षयेदैत्याः क्लेशेनमहतापुनः ॥ क्वैश्वर्यशक्तिःप्रथिताहरिणामुनिसत्तम ॥ ४७ ॥ रुक्मिणीहरणेनूनंगृहीत्वा ऽथपलायनम् ॥ कृतंहिवासुदेवेनचौरवच्चरितंतदा ॥ ४८ ॥ मथुरामंडलंत्यक्त्वासमृद्धंकुलसंमतम् ॥ जरासंधभयात्तेनद्वारकागमनंकृतम् ॥ ॥ ४९ ॥ तदाकेनाऽपिनज्ञातोभगवान्हरिरीश्वरः ॥ किंचित्प्रब्रूहिमेब्रह्मन्कारणंव्रजगोपनम् ॥ ५० ॥ एतेचान्येचबहवःसंदेहावासवीसुत ॥ नाशयाऽद्यमहाभागसर्वज्ञोऽसिद्विजोत्तम ॥ ५१ ॥ गोप्यस्तथैकःसंदेहोहृदयान्ननिवर्तते ॥ पांचाल्याःपंचभर्तृत्वंलोकेकिंनजुगुप्सितम् ॥ ५२ ॥

रुक्मिणीके हरणकालमें भगवान् रुक्मिणीको ग्रहण करके भागे थे, तो उनका वह आचरण चोरकी समान हुआ था, इसमे संदेह नहीं ॥ ४८ ॥ जरासन्धके भयसे महासमृद्धिसंपन्न कुलसम्मत मथुरामंडलपरित्याग करके उनके द्वारकामें भागनेका उद्देश क्या था ? ॥ ४९ ॥ जब कि उन्होने यह सब कार्य किये; तब क्या उनको कोई ईश्वर भगवान् हरि जान सक्ता है ? हे ब्रह्मन् ! यदि वह स्वयं भगवान् होते तो व्रजमे छिपेहुए क्यो रहते ? इसका क्या कारण है सो आप मुझसे कहिये ॥ ५० ॥ हे मुने ! वह सब और अन्यान्य अनेक संदेह मेरे हृदयमे सदा विद्यमान रहते है, आप द्विजोत्तम सर्वज्ञ और महाभाग है, आपके निकट प्रार्थना है कि, मेरे यह सब संदेह दूर कीजिये ॥ ५१ ॥ हे तपोधन ! मेरे मनमें और एक अत्यन्त गोपनीय संदेह वर्तमान रहताहै, वह किसीसे दूर नहीं होना । हे मुनिवर !

पांचालीके जो पांच पति हुए थे, वे क्या लोकसमाजमें घृणाकर और लज्जाजनक नहीं हैं ॥ ५२ ॥ पण्डितगण सदाचारकोही धर्मका प्रमाण कहकर निर्देश
करते है, तब उन पांडवगणोंने सम्यक्प्रकारसे समर्थ होकर भी किसकारण पशुधर्मका आचरण किया था ? ॥ ५३ ॥ पृथ्वीतलमे देवरूपसे वास करके भीष्मने
क्या किया ? मै आपसे पूँछताहूँ कि, गोलक दो पुत्र उत्पन्न करके वंशकी रक्षा करना क्या उनके सदृश कार्य हुआ है ?॥ ५४ ॥मुनियोंने " जिस किसी उपायसे
हो पुत्र उत्पन्न करै" इस प्रकार व्यवस्था देकर जो धर्मका निर्णय किया है उनके उस धर्मनिर्णयको धिक्कार है॥ ५५॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे
भाषाटीकायां सप्तदशोऽध्यायः॥ १७॥व्यासजी बोले हे राजन् ! कृष्णसे विस्तृतचरित्र और अवतारकी कथा तथा देवी भुवनेश्वरीके विचित्र चरित्रादिका विषय
वर्णन करता हूं, सुनो ॥ १ ॥ किसी समयमे पृथ्वी दुष्ट राजाओंके भारसे आक्रान्त होकर अत्यन्त पीडित और भीत हुई थी तब वह गौका रूप धारण कर

सदाचारंप्रमाणंहिप्रवदंतिमनीषिणः ॥ पशुधर्मःकथंतैस्तुसमर्थैरपिसंश्रितः ॥ ५३ ॥ भीष्मेणापिकृतंकिंवादेवरूपेणभूतले ॥ गोलकौतौसमु
त्पाद्ययत्तुवंशस्यरक्षणम् ॥ ५४ ॥ धिग्धर्मनिर्णयःकामंमुनिभिःपरिदर्शितः ॥ येनकेनाप्युपायेनपुत्रोत्पादनलक्षणः ॥ ५५ ॥ इतिश्रीदेवी
भागवतेमहापुराणेचतुर्थस्कंधेसप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिकृष्णस्यचरितंमहत् ॥ अवतारकारणंचैवदेव्या
श्चरितमद्भुतम् ॥ १ ॥ धरैकदाभराक्रांतारुदतीचातिकर्शिता ॥ गोरूपधारिणीदीनाभीताऽगच्छत्त्रिविष्टपम् ॥ २ ॥ पृष्टाशक्रेणकिंतेऽद्यवर्तते
भयमित्यथ ॥ केनवैपीडिताऽसित्वंकिंतेदुःखंवसुंधरे ॥ ३ ॥ तच्छ्रुत्वेलातदोवाचशृणुदेवेशमेऽखिलम् ॥ दुःखंपृच्छसियत्त्वंमेभाराक्रांताऽस्मि
मानद ॥ ४ ॥ जरासंधोमहापापीमागधेषुपतिर्मम ॥ शिशुपालस्तथाचैद्यःकाशिराजःप्रतापवान् ॥ ५ ॥ रुक्मीचबलवान्कंसोनरकश्चमहा
बलः ॥ शाल्वःसौभपतिःक्रूरःकेशीधेनुकवत्सकौ ॥६॥ सर्वधर्मविहीनाश्चपरस्परविरोधिनः ॥ पापाचारामदोन्मत्ताःकालरूपाश्चपार्थिवाः ॥
॥ ७ ॥ तैरहंपीडिताशक्रभाराक्रांताऽक्षमाविभो ॥ किंकरोमिक्वगच्छामिचिंतामेमहतीस्थिता ॥ ८ ॥

रोदन करती करती दीन मनसे देवलोकमे गई ॥ २ ॥ देवराजने उससे पूछा हे वसुंधरे ! इस समय तुम्हारे भयका क्या कारण है ? किसने तुमको
पीडित किया है तुमको क्या दुःख उपस्थित हुआ है ? यह सब मुझसे कहो ॥ ३ ॥ पृथ्वीने इन्द्रका यह वचन सुनकर कहा हे मानद ! आप यदि
मेरे दुःख और पीड़ाका कारण पूँछते है तो मै आपसे सब बात कहती हूं सुनिये. मैं इस समय अत्यन्तभारसे दबी जाती हूं ॥ ४ ॥ घोर पापी मगधराज पृथ्वीमे
राजत्व करता है ! इसी प्रकार चेदिपति शिशुपाल, दुर्दान्तकाशीराज॥ ५॥रुक्मी, बलवान् कंस, महाबल नरक, सौभपतिशाल्व, क्रूरमति केशी, धेनुक और वत्सक
६ ॥ ये सभी राज्यपदमे प्रतिष्ठित हुए है. हे देवराज ! अधिक क्या कहूं ? यह सभी राजालोग धर्महीन परस्परविरोधी मदोन्मत्त और पापाचारमें रत है. यह
लस्वरूप राजा होकर॥ ७ ॥मुझको निरंतर पीड़ित करते हैं. मै उनका भार वहन नहीं कर सकती. इस समय कहां जाऊं ? क्या करूं ? यह महती चिन्ता मेरे

अन्तःकरणमें उदित रहकर मुझको निरन्तरही पीडा देती है ॥८॥हे वासव । कहूं क्या प्रभावशाली वराहरूपी विष्णुही मेरे कष्टके कारण हुए हैं. हे शक्र! इससेही मैं
दुःखके ऊपर दुःखमे गिरीहूं ॥ ९ ॥ क्योकि जब कश्यपके पुत्र दुष्ट दैत्य हिरण्याक्षने मुझको हरणकर महार्णवमे डुबोकर रक्खा था ॥ १० ॥ तिसकाल विष्णुने
वराहरूप धारणपूर्वक उसको मार मेरा उद्धार कर स्थिरभावसे रक्षा की थी ॥११॥वे यदि उस समय मेरा उद्धार न करते तो मैं रसातलके गर्भमें सुखपूर्वक काल
व्यतीत करती । हे देवेन्द्र । मैं इस समय उक्त दुरात्माओका भार वहन करनेमें समर्थ नहीं होती हूं ॥ १२ ॥ हे सुरेन्द्र ! शीघ्रही सामने दुष्ट अट्ठाईसवाँ कलियुग
आता है उसका जिसप्रकार प्रभाव है उससे बोध होता है कि, उसी समय मुझको पीड़ित होकर रसातलमे जाना पड़ेगा ॥ १३ ॥ अतएव हे देवेश्वर । मैं

पीडिताहंवराहेणविष्णुनाप्रभविष्णुना ॥ शक्रजानीहिहारिणादुःखाद्दुःखतरंगता ॥ ९ ॥ यतोऽहंदुष्टदैत्येनकश्यपस्याऽत्मजेनवै ॥ हृता
ऽहंहिरण्याक्षेणमग्नातस्मिन्महार्णवे ॥ १० ॥ तदासूकररूपेणविष्णुनानिहतोऽप्यसौ ॥ उद्धृताऽहंवराहेणस्थापिताहिस्थिराकृता ॥ ११ ॥
नोचेद्रसातलेस्वस्थास्थितास्यांसुखशायिनी ॥ नशक्ताऽस्म्यद्यदेवेशभारंवोढुंदुरात्मनाम् ॥ १२ ॥ अग्रेदुष्टःसमायातिह्यष्टाविंशस्तथाकलिः॥
तदाऽहंपीडिताशक्रगंताऽस्म्याशुरसातलम् ॥ १३ ॥ तस्मात्त्वंदेवदेवेशदुःखरूपार्णवस्यच ॥ पारदोभवभारंमेहरपादौनमामिते ॥ १४ ॥
इंद्रउवाच ॥ इलेकिंतेकरोम्यद्यब्रह्माणंशरणंव्रज ॥ अहंतत्राऽऽगमिष्यामिसतेदुःखंहरिष्यति ॥१५॥ तच्छ्रुत्वात्वरितापृथ्वीब्रह्मलोकंगतातदा॥
शक्रोऽपिपृष्ठतःप्राप्तःसर्वदेवपुरःसरः ॥ १६ ॥ सुरभीमागतांतत्रदृष्ट्वोवाचप्रजापतिः ॥ महींज्ञात्वामहाराजध्यानेनसमुपस्थिताम् ॥ १७ ॥
कस्माद्रुदसिकल्याणिकिंतेदुःखंवदाऽधुना ॥ पीडिताऽसिचकेनत्वंपापाचारेणभूर्वद ॥ १८ ॥ धरोवाच ॥ कलिरायातिदुष्टोऽयंबिभेमितद्भया
दहम् ॥ पापाचाराःप्रजास्तत्रभविष्यंतिजगत्पते ॥ १९ ॥

आपके चरणकमलमें प्रणाम करती हूं आप मेरा भार हरण करके इस अपार दुःखके समुद्रसे मेरी रक्षा कीजिये ॥१४॥ सुरपति इन्द्रने कहा हे पृथ्वी । मैं तुम्हारा
क्या करूं ? तुम ब्रह्माजीके निकट जाय उनकी शरण ग्रहण करो मैभी वहां जाता हूं उनसेही तुम्हारा दुःख दूर होगा ॥ १५ ॥ तब पृथ्वी इन्द्रका वचन सुनकर
तत्काल ब्रह्मलोकमें गई और इधर इन्द्रभी सब देवताओंके सहित पृथ्वीके पीछे पीछे ब्रह्मलोकमें उपस्थित हुए ॥१६॥हे महाराज । पितामह ब्रह्माजीने पृथ्वीको
आती हुई देख ध्यानयोगसे उसके आनेका कारण जान लिया और कहा ॥ १७ ॥ हे कल्याणि ! तुम क्यो रोती हो ? तुमको इस समय क्या दुःख हुआ
है ? किस दुराचारीने तुमको पीड़ित किया है ? कहो ॥१८॥पृथ्वी बोली हे जगतीपते ! दुष्ट कलि सम्मुखही आ रहा है. इसके प्रभावमे सब प्रजा घोर पापाचारा

होगी, अतएव मैं कलिके भयसे अत्यन्त शंकित हुई हूं ॥ १९ ॥ इस कलिके प्रारम्भमें राजरूपसे अवतीर्ण पूर्व वैरी असुरगण अत्यन्त दुराचारी, परस्परविरोधी, और चोरीके कार्यमें चतुर हैं, इसमें सन्देह नहीं ॥ २० ॥ हे पितामह ! इस समय इन दुर्वृत्त राजाओंको मारकर मेरा भार हरण कीजिये । हे महाप्रभो ! मैं उन राजाओंकी सेनाके भारसे अत्यन्त पीड़ित हुईहूं ॥ २१॥ ब्रह्माजीने कहा हे देवि ! इन्द्रकी समान मैभी तुम्हारा भार हरण करनेमें समर्थ नहीं हूं चलो हम दोनोजने चक्रधारी विष्णुके पास चले ॥ २२ ॥ वह जनार्दन ही तुम्हारा भार हरण करेंगे मैने प्रथमही चिन्ता करके तुम्हारा कार्य विचार रक्खा है ॥ २३ ॥ सो जनार्दनके निकट गमन करना चाहिये. व्यासजी बोले इसप्रकार वे कहकर वेदकर्त्ता ब्रह्माजी पृथ्वी और देवताओंको आगे कर ॥ २४ ॥ अपने

राजानश्चदुराचाराःपरस्परविरोधिनः ॥ चौरकर्मरताःसर्वेराक्षसाःपूर्णवैरिणः ॥ २० ॥ तान्हत्वानृपतीन्भारंहरमेऽद्यपितामह ॥ पीडिताऽस्मिमहाराजसैन्यभारेणभूभृताम् ॥ २१ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ नाऽहंशक्तस्तथादेविभारावतरणेतव ॥ गच्छावःसदनंविष्णोर्देवदेवस्यचक्रिणः ॥ २२ ॥ सतेभारापनोदंवैकरिष्यतिजनार्दनः ॥ पूर्वमयापितेकार्यंचिंतितंसुविचार्यच ॥ २३ ॥ तत्रगच्छसुरश्रेष्ठयत्रदेवोजनार्दनः ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वावेदकर्ताऽसौपुरस्कृत्यसुरांश्चगाम् ॥ २४ ॥ जगामविष्णुसदनंहंसारूढश्चतुर्मुखः ॥ तुष्टाववेदवाक्यैश्चभक्तिप्रवणमानसः ॥ २५ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ सहस्रशीर्षात्वमसिसहस्राक्षःसहस्रपात् ॥ त्ववेदपुरुषःपूर्वंदेवदेवःसनातनः ॥ २६ ॥ भूतपूर्वंभविष्यच्चवर्तमानंचयद्विभो ॥ अमरत्वंत्वयादत्तमस्माकंचरमापते ॥ २७॥ एतावान्महिमातेऽस्तिकोनवेत्तिजगत्त्रये॥त्वंकर्ताऽप्यविताहंतात्वंसर्वगतिरीश्वरः ॥२८॥ व्यासउवाच ॥ इतीडितःप्रभुर्विष्णुःप्रसन्नोगरुडध्वजः ॥ दर्शनंचददौतेभ्योब्रह्मादिभ्योऽमलाशयः ॥ २९ ॥

वाहन हंसपर चढ विष्णुके समीप गये और भक्तिभावसहित वेदवाक्यद्वारा उन देवदेव जनार्दनका स्तव करनेलगे ॥ २५॥ ब्रह्माजी बोले आप सहस्रशीर्षा अर्थात असंख्यमस्तक, आपही सहस्राक्ष अर्थात् असंख्यनेत्र, आपही सहस्रपात अर्थात् असंख्य चरण और आपही वेदपुरुष देवदेव तथा सनातनहै ॥ २६ ॥ हे विभो ! जो अतीत है जो भविष्यत् और वर्तमान हैं वह सब आपही है, हे रमापते ! आपनेही मुझको अमरत्व प्रदान किया है ॥ २७ ॥ आपही इस जगत्के करनेवाले पालनेवाले और संहार करनेवाले है आपही जगत्की एकमात्र गति और ईश्वर हैं, आपमें जो यह सब महिमा विद्यमान् है सो त्रिभुवनमे कौन नहीं जानता ? ॥ २८ ॥ श्रीव्यासजी बोले हे महाराज ! ब्रह्माजीके इसप्रकार स्तवन करनेपर गरुडध्वज विष्णु प्रसन्न हुए और उन्होने ब्रह्मादिदेवताओंके सामने

प्रगट होकर उनको दर्शन दिया॥२९॥ इसके उपरान्त भगवान्‌ने उनका स्वागतकरके उनके आनेका कारण सम्यक् प्रकारसे पूँछा॥ ३०॥ तब ब्रह्माजीने उनको प्रणाम करके धरणीके समस्त दुःखका कारण स्मरण पूर्वक कहा हे प्रभो! इस समय आपको पृथ्वीका भार हरण करना चाहिये ॥ ३१ ॥ हे दयानिधे! द्वापर युगका शेषभाग समागत होनेपर आप पृथ्वीतलमें अवतीर्ण हो, दुष्ट राजाओंको मारकर पृथ्वीका भार हरण कीजिये ॥ ३२ ॥ विष्णुने कहा मै इस विषयमें स्वाधीन नहीं हूं, केवल मैही क्या? ब्रह्मा, महादेव, इन्द्र, यम, विश्वकर्मा, सूर्य और वरुण इत्यादि देवताओंमें भी कोई स्वाधीन नहीं है ॥ ३३ ॥ यह सब स्थावरजंगमात्मक जगत् योगमायाके वशीभूत रहता है और ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्त सभी उनके गुणसूत्रमें ग्रथित रहते हैं ॥ ३४ ॥ हे सुव्रत! वही हित

पप्रच्छस्वागतंदेवान्प्रसन्नवदनोहरिः ॥ ततस्त्वागगनेतेषांकारणंचसविस्तरम् ॥३०॥ तमुवाचाब्जजोनत्वाधरादुःखंचसंस्मरन् ॥ भाराऽवतरणंविष्णोकर्तव्यंतेजनार्दन॥३१॥भुविधृत्वाऽवतारंत्वंद्वापरान्तेसमागते ॥ हत्वादुष्टान्नृपानुर्व्याहरभारंदयानिधे ॥३२॥ विष्णुरुवाच॥नाऽहंस्वतंत्रएवाऽत्रनब्रह्मानशिवस्तथा ॥ नेद्रोऽग्निर्नयमस्त्वष्टानसूर्योवरुणस्तथा॥३३॥योगमायावशेसर्वमिदंस्थावरजंगमम् ॥ ब्रह्मादिस्तंबपर्यंतंग्रथितंगुणसूत्रतः॥३४॥यथासास्वेच्छयापूर्वकर्तुमिच्छतिसुव्रत॥तथाकरोतिसुहितावयंसर्वेऽपितद्वशाः॥३५॥यद्यहंस्यांस्वतंत्रोवैचिंतयंतुधियाकिल॥कुतोऽभवंमत्स्यवपुःकच्छपोवामहार्णवे॥३६॥तिर्यग्योनिषुकोभोगःकाकीर्तिःकिंसुखंपुनः॥ किंपुण्यंकिंफलंतत्रक्षुद्रयोनिगतस्यमे ॥३७॥ कोलोवाऽथनृसिंहोवावामनोवाऽभवंकुतः॥ जमदग्निसुतःकस्मात्संभवेयंपितामह ॥ ३८ ॥ नृशंसंवाकथंकर्मकृतवानस्मिभूतले ॥ क्षतजैस्तुह्रदान्सर्वान्पूरयेयंकथंपुनः ॥ ३९ ॥ तत्कथंजमदग्नेश्चपुत्रोभूत्वाद्विजोत्तमः ॥ क्षत्रियान्हतवानाजौनिर्दयोगर्भगानपि ॥ ४० ॥

कारिणी इच्छामयी अपनी इच्छासे जो करनेकी अभिलाषा करे वही कर सक्ती है हम सबकोही उनके वशीभूत जानो ॥ ३५ ॥ तुम मनमें विचार करके देखो, यदि मै स्वाधीन होता तो क्यों महार्णवमे वास करके मत्स्य और कच्छप देह धारण करता ॥ ३६ ॥ हे ब्रह्मन्! तिर्यग्योनिमें सभोग, कीर्ति, सुख क्या है? क्षुद्र योनिमे जन्म ग्रहण करके मुझको क्या पुण्य वा फलकी प्राप्तिहै ॥३७॥ किसकारण मै सूकर देहधारी होता? क्यो नृसिंहरूप और वामन देहधारण करता? किस कारण जमदग्निका पुत्र होकर जन्मग्रहण करता? ॥ ३८॥ भूतलमें क्यों नृशंसकर्म करके क्षत्रियोके रुधिरसे कुण्ड पूर्ण करता॥ ३९॥ विशेषकरके ऐसे महात्माका पुत्र और द्विजोत्तम होकर भी क्यो ऐसा नृशंस कार्य करता? मैने निर्दयी होकर क्षत्रियोका तथा विशेषकर उनकी गर्भस्थित सन्तानका संहार किया है यदि मै

स्वाधीन होता तो क्यो ये सबका कठोर बीभत्स कार्य करता ॥ ४० ॥ हे देवेन्द्र ! देखो, मैने रामावतारके समय दण्डकवनमें प्रवेश कर चीर, जटा और वल्कल धारणपूर्वक ॥ ४१ ॥ असहाय और पाथेयरहित होकर पयादेही भयंकर निर्जनवनमें निर्लज्जकी समान पशुहननादिरूप व्याधका कार्य करके निरं तर भ्रमण किया है ॥ ४२ ॥ मैं मायासे मोहित होकर सुवर्णके मृगका स्वरूप नहीं जानसका, इस कारण पर्णशालामें जानकीको छोड, वहांसे निकलकर उस मृगके पदका अनुसरण किया ॥ ४३ ॥ मेरे वहुत बार समझाने परभी लक्ष्मणने प्रकृतिके गुणसे मोहित होकर जानकीको परित्याग कर मेरा अनुसरण किया था ॥ ४४ ॥ तब कपटमूर्ति राक्षसराज रावणने भिक्षुकका वेश धारणकर शोकसे क्षीण हुई जनकतनयाको बलपूर्वक हरण किया था ॥४५॥ मै प्रियाके विरहजनित दुःखसे अत्यन्त कातर हो वनवनमें रुदन करता फिरा हूं और कार्यके वशीभूत हो वानरराज सुग्रीवसे मित्रता की थी ॥ ४६ ॥ मैने अन्याय

कुर्वन्नाखेटकंतत्रत्र्य रामोभूत्वाऽथदेवेंद्रप्राविशद्दंडकंवनम्॥पदातिश्चीरवासाश्चजटावल्कलवान्पुनः॥४१॥असहायोह्यपाथेयोभीषणेनिर्जनेवने॥ चरंविगतत्रपः ॥४२॥ नज्ञातवान्मृगंहैमंमाययापिहितस्तदा॥उटजेजानकींत्यक्त्वानिर्गतस्तस्पदानुगः॥४३॥लक्ष्मणोऽपिचतांत्यक्त्वानिर्गतो मत्पदानुगः॥वारितोऽपिमयाऽत्यर्थंमोहितःप्राकृतैर्गुणैः ॥ ४४ ॥ भिक्षुरूपंततःकृत्वारावणःकपटाकृतिः ॥ जहारतरसारक्षोजानकींशोककर्शि ताम्॥४५॥दुःखार्तेनमयातत्ररुदितंचवनेवने ॥ सुग्रीवेणचमित्रत्वंकृतंकार्यवशान्मया॥४६॥अन्यायेनहतोवालीशापाच्चैवनिवारितः ॥सहाया न्वानरान्कृत्वालंकायांचलितंपुनः ॥४७॥ बद्धोऽहंनागपाशैश्चलक्ष्मणश्चममानुजः॥विसंज्ञौपतितौदृष्ट्वावानराविस्मयंगताः ॥४८॥ गरुडेनत दाऽऽगत्यमोचितौभ्रातरौकिल ॥ चिंतामेमहतीजातादैवंकिंवाकरिष्यति ॥ ४९ ॥ हृतंराज्यंवनेवासोमृतस्तातःप्रियाहृता ॥ युद्धंकष्टंददात्येव मग्रेकिंवाकरिष्यति ॥ ५० ॥ प्रथमंतुमहादुःखमराज्यस्यवनाश्रयम् ॥ राजपुत्र्याऽन्वितस्यैवधनहीनस्यमेसुराः ॥ ५१ ॥ वराटिकाऽपिपि त्रामेनदत्तावननिर्गमे ॥ पदातिरसहायोऽहंधनहीनश्चनिर्गतः ॥ ५२ ॥

पूर्वक वानरराज वालीको मारकर उसको शापसे छुडायाहै फिर वानरोको सहाय करके लंकामे गयाहूं॥ ४७॥जिससमय अनुज लक्ष्मण और मै दोनोजने नागपाशमे बँधे और चेतनारहित होकर गिरगये तिसकाल वानरगण अत्यन्त आश्चर्ययुक्त हुए थे॥ ४८॥ फिर गरुड़ने आनकर हम दोनों भाइयोंको नागपाशसे छुडाया. तव मै वह चिन्ता करने लगा कि, नहीं जानता दैवने हमारे अदृष्टमें किस अमंगलकी संयोजनाकी है ॥ ४९ ॥ मेरा राज्य हरण हुआ, वनमें वास हुआ, पिता पर लोक गये, जानकी हरी गई. इससमय दारुणयुद्धमे अतिशय क्लेश होता है, नहीं जानता दैव मुझको औरभी किस घोरकष्टमें निपतित करेगा?॥५०॥हे देवताओ ! इसकी अपेक्षा अधिक दुःखका दूसरा क्या विषयहै कि. मैं प्रथमही राज्यहीन और वनगमनपूर्वक राजपुत्री सीताके सहित वनाश्रयीहूं॥ ५१ ॥वनगमनकालमें पिताने मुझ

को एक वराटिका भी नहीं दी, मै धनहीन और असहाय होकर पैरोंही अयोध्यासे निकला था ॥५२॥ मैंने महावनमें जाय अन्य उपाय न देख क्षत्रियधर्म छोडा व्याधवृत्ति अवलम्बन कर चौदह वर्ष बितायेथे॥५३॥इसके उपरान्त दैवके अनुग्रहसेही उस महाअसुर रावणको मारकर युद्धमें जयी हुआ और सीताको पुनर्वार अयोध्यामें लाया॥५४॥वहां कोशलनिवासी प्रजा शासनकर्त्ता होकर कितनेही वर्ष संसारका सुख अनुभव करके पूर्ण राज्यको प्राप्तहुआ ॥५५॥ पूर्वकालमें सीता हरणादि व्यापार संघटित हुआथा. इसके पीछेही राज्य प्राप्त हुआ.फिर मनुष्यगण सीताको निन्दित कहकर अपमान करनेलगे तब मैने अत्यन्त भीतहोकर उसको वनवास करनेको त्याग दिया॥५६॥उससमय मुझको दूसरी बार पत्नीके विरहका कठिनदुःख भोगना पड़ाथा. इसके उपरान्त धरात्मजा धरातल भेदकरके पाताळमें चली गई ॥५७॥ हे देवताओ ! रामावतारमें मैने भी जब पराधीन होकर निरन्तर दुःख भोगा है तब फिर दूसरा कौन पुरुष स्वाधीनहै सो कहो? ॥५८॥

चतुर्दशैववर्षाणिनीतानिचतदामया ॥ क्षात्रंधर्मंपरित्यज्यव्याधवृत्त्यामहावने॥५३॥दैवाद्युद्धेजयःप्राप्तोनिहतोऽसौमहासुरः ॥ आनीताचपुनःसीताप्राप्ताऽयोध्यामयातथा ॥ ५४ ॥ वर्षाणिकतिचित्तत्रसुखंसंसारसंभवम् ॥ प्राप्तंराज्यंचसंपूर्णंकोसलानधितिष्ठता ॥ ५५ ॥ पुरैवंवर्तमाने नप्राप्तराज्येनवैतदा ॥ लोकापवादभीतेनत्यक्तासीतावनेमया ॥ ५६ ॥ कांताविरहजंदुःखंपुनःप्राप्तंदुरासदम् ॥ पातालंसागतापश्चाद्धरांभित्वाधरात्मजा ॥ ५७ ॥ एवंरामावतारेऽपिदुःखंप्राप्तंनिरंतरम् ॥ परतंत्रेणमेनूनंस्वतंत्रःकोभवेत्सदा ॥ ५८ ॥ पश्चात्कालवशात्प्राप्तःस्वर्गोंमे भ्रातृभिःसह ॥ परतंत्रस्यकावार्तावक्तव्याविबुधेनवै ॥ ५९ ॥ परतंत्रोस्म्यहंनूनंपद्मयोनेनिशामय ॥ तथात्वमपिरुद्रश्चसर्वेचान्येसुरोत्तमाः॥ ॥ ६० ॥ इति श्रीदे० महापुराणे चतुर्थस्कंधेऽष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वाभगवान्विष्णुःपुनराहप्रजापतिम् ॥ यन्मायामोहितःसर्वस्तत्त्वंजानातिनोजनः ॥ १ ॥ वयंमायावृताःकामंनस्मरामोजगद्गुरुम् ॥ परमंपुरुषंशांतंसच्चिदानंदमव्ययम् ॥ २ ॥ अहंविष्णुरहंब्रह्माशिवोऽहमितिमोहिताः ॥ नजानीमोवयंधातःपरंवस्तुसनातनम् ॥ ३ ॥

तदुपरान्त कालके वशहो भ्राताओंके सहित मै स्वर्गको गया था.जो हो पराधीन पुरुषके पक्षमें कितनी दुर्घटना होतीहै;उसके कहनेमें बुद्धिमान् पण्डितगणही समर्थ होतेहै॥५९॥हे पद्मासन!तुम मेरा वचन सुनो मै निःसन्देह पराधीनहूं और केवल मैही क्या इसीप्रकार तुम और रुद्र तथा संपूर्ण सुरोत्तमगणभी पराधीनहै॥६०॥

इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायामष्टादशोऽध्यायः॥१८॥व्यासजीने कहा हे महाराज ! भगवान् विष्णु फिर प्रजापति ब्रह्माजीसे कहनेलगे हे ब्रह्मन् ! सभी उन भगवती महामायाकी मायासे मोहित होकर परमतत्वको नहीं जानसक्ते ॥ १ ॥ मैभी मायाद्वारा मोहित होनेसे शान्त परमपुरुष जगद्गुरु सच्चिदानन्दमय अव्यय परमात्माको किसीप्रकार नहीं जान सक्ता ॥ २ ॥ हे विधाता ! मैही विष्णु, मैही ब्रह्मा, मैहीं रुद्र इसप्रकारके गर्वमें मोहित रहकर

सनातन परमवस्तुको नहीं पहॅचान सक्ता ॥ ३ ॥ जैसे काठकी पुतली इन्द्रजालिकके वशमें रहकर उसकी इच्छानुसार नृत्य इत्यादि करती हैं. मै भी
इसीप्रकार परमात्माकी मायासे मोहित होकर पराधीनभावमें सदाही भ्रमण करता हूं ॥ ४ ॥ हे ब्रह्मन् ! कल्पादिमें मैने तुमने तथा महादेवजीने मंदारवृक्ष शोभित
रासक्रीडाके स्थानस्वरूप मणिद्वीप तथा देवताओंके समाजमे परमात्माकी उस अनिर्वचनीय मूर्तिका दर्शन किया था ॥५॥ मैने फिर एकवार और भी सुधार्णवमें
उस अद्भुतमूर्तिका दर्शन किया, किन्तु आश्चर्यका विषय यही है कि, जिससमय तक उसका दर्शन नहीं कियाथा, तबतक उसका विषय कुछ भी नहीं सुना ॥ ६ ॥
इससे हे देवताओ ! अब तुम लोग परमात्माकी आद्याशक्ति शिवरूपिणी शक्तिका स्मरण करो. वही तुम्हारी अभिलाषा पूर्ण करेंगी ॥ ७ ॥ व्यासजी बोले
हे महाराज ! भगवान् हरिके इसप्रकार कहनेपर ब्रह्मादिदेवताओंने उन सनातनी योगमाया भुवनेश्वरी देवीको मनहीमनमें स्मरण किया ॥८॥ स्मरण करतेही रक्त

यन्मायामोहितश्चाहंसदावर्तेपरात्मनः ॥ परवान्दारुपांचालीमायिकस्ययथावशे ॥ ४ ॥ भवताऽपितथादृष्टाविभूतिस्तस्यचाऽद्भुता ॥
कल्पाऽऽदौभवयुक्तेनमयाऽपिचसुधार्णवे ॥ ५ ॥ मणिद्वीपेथमंदारविटपेरासमंडले ॥ समाजेतत्रसादृष्टाश्रुतानवचसापिच ॥ ६ ॥ तस्मा
त्तांपरमांशक्तिंस्मरंत्वद्यसुराःशिवाम् ॥ सर्वकामप्रदांमायामाद्यांशक्तिंपरात्मनः ॥ ७ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्ताहरिणादेवाब्रह्माद्याभुवनेश्वरी
म् ॥ सस्मरुर्मनसादेवींयोगमायांसनातनीम् ॥ ८ ॥ स्मृतमात्रातदादेवीप्रत्यक्षंदर्शनंददौ ॥ पाशांकुशवराभीतिधरादेवीजपारुणा ॥ दृष्ट्वाप्रमु
दितादेवास्तुष्टुवुस्तांसुदर्शनाम् ॥ ९ ॥ देवाऊचुः ॥ ऊर्णनाभाद्यथातंतुर्विस्फुलिंगाविभावसोः ॥ तथाजगद्यदेतस्यानिर्गतंतांनतावयम् ॥१०॥
यन्मायाशक्तिसंक्लृप्तंजगत्सर्वंचराचरम् ॥ तांचितंभुवनाधीशांस्मरामःकरुणार्णवाम् ॥ ११ ॥ यदज्ञानाद्भवोत्पत्तिर्यज्ज्ञानाद्भवनाशनम् ॥ सं
विद्रूपांचतांदेवींस्मरामःसाप्रचोदयात् ॥ १२ ॥ महालक्ष्म्यैचविद्महेसर्वशक्त्यैचधीमहि ॥ तन्नोदेवीप्रचोदयात् ॥ १३ ॥

जपा ( गुडहरफूल ) की समान अरुणवर्णा देवीभुवनेश्वरी पाश अंकुश वर और अभय धारण किये प्रत्यक्षरूपसे प्रगट हुई तब देवतालोग देवीका दर्शन करके
उनका स्तव करने लगे ॥९॥ जिसप्रकार ऊर्णनाभसे तन्तु और विभावसु अग्निसे विस्फुलिंग ( चिनगारे ) निकलते है,इसीप्रकार जिनसे यह संपूर्ण जगत् निकला है
हम भक्तिनम्रहृदयसे उनको प्रणाम करते हैं ॥१०॥ जिनकी मायाशक्तिके प्रभावसे यह चराचर जगन्मण्डल विरचित हुआहै उन्हीं चित्स्वरूप करुणार्णवरूपिणी
भुवनेश्वरी देवीको हम नमस्कार करतेहैं॥११॥जिनके स्वरूपका तत्व न जाननेसेही यहजगत् प्रतिभात होताहै और जिनके स्वरूपका तत्व जाननेसेही यह संपूर्ण जगत
मिथ्याभ्रमसे नष्ट होताहै उन्हीं संवित्स्वरूपिणी देवीको हम स्मरण करतेहै वहभी हमको इसस्मरण और ध्यानमें नियोगकरें॥१२॥ हम उन्हीं महालक्ष्मीको जानने

की वासना करते हैं और उन्हीं शक्तिस्वरूपिणीका ध्यान करते है वह देवी कृपा करके हमको अपने ध्यानादिविषयमें प्रेरण करें ॥ १३ ॥ हे संपूर्ण दुःखविनाशिनी जननी ! हम आपको नमस्कार करते है आप प्रसन्न हूजिये । हे करुणामयी ! आप यह कार्य संपादन करके हमारा कल्याण कीजिये. हे विश्वेश्वरि ! आप असुरोंको मार पृथ्वीका भार हरणकर हमारा मंगल कीजिये ॥ १४ ॥ हे कमललोचने ! आप यदि देवताओंपर दयाप्रकाश न करेगी तो वह रणस्थलमें अस्त्रशस्त्रोंसे शत्रुओंको प्रहार करनेमें कभी समर्थ नहीं होंगे. हे देवि ! आपने यक्षरूप धारणपूर्वक "हे हुताशन ! तुम यह तृण भस्म करो " इत्यादि वचनसे उसको भलीभाँति प्रकाशित कियाहै ॥१५॥ हे मातः ! कंस, भौम, कालयवन, केशी, बृहद्रथतनय जरासंध, वक, पूतना, खर और शाल्व इत्यादि तथा अन्यान्य अनेक

मातर्नताःस्मभुवनार्तिहरेप्रसीदशंनोविधेहिकुरुकार्यमिदंदयार्द्रे ॥ भारंहरस्वविनिहत्यसुरारिवर्गमह्यामहेश्वरिसतांकुरुशंभवानि ॥ १४ ॥
यद्यंबुजाक्षिदयसेनसुरान्कदाचित्किंतेक्षमारणमुखेऽसिशरैःप्रहर्तुम् ॥ एतत्त्वयैवगदितंननुयक्षरूपंधृत्वातृणंदहहुताशपदाभिलापैः ॥ १५ ॥
कंसःकुजोऽथयवनेंद्रसुतश्चकेशीबार्हद्रथोबकबकीखरशाल्वमुख्याः ॥ येऽन्येतथानृपतयोभुविसंतितांस्त्वंहत्वाहरस्वजगतोभरमाशुमातः ॥
॥१६॥ येविष्णुनाननिहताःकिलशंकरेणयेवाविगृह्यजलजाक्षिपुरंदरेण ॥ तेतेमुखंसुखकरंसुसमीक्षमाणास्संख्येशरैर्विनिहतानिजलीलयाते ॥
॥ १७ ॥ शक्तिविनाहरिहरप्रमुखाःसुराश्चनैवेश्वराविचलितुंतवदेवदेवि ॥ किंधारणाविरहितःप्रभुरप्यनंतोधर्तुंधरांचरजनीशकलावतंसे ॥
॥ १८ ॥ इंद्रउवाच ॥ वाचाविनाविधिरलंभवतीहविश्वंकर्तुंहरिःकिमुरमारहितोऽथपातुम् ॥ संहर्तुमीशउमयोज्झितईश्वरःकिंतेताभिरेवस
हिताःप्रभवःप्रजेशाः ॥ १९ ॥

पापिष्ठ राजालोग पृथ्वीतलमें वास करते है आप उनको मारकर पृथ्वीका भार हरणकीजिये ॥ १६ ॥ हे कमललोचने मातः ! जो असुरगण इन्द्र विष्णु और महादेवजीके हाथसे नहीं मरे, आपने उनको लीलापूर्वकही माराहै और उन्होने तिस कालमे आपका सुखकर आनन अवलोकन करते करते जीवनलीला संवरण परिपूर्ण करी है ॥ १७ ॥ हे चन्द्रशेखरे देवि ! हरिहर ब्रह्मादि देवतागण शक्तिके विना पदमात्र चलनेमेंभी समथ नहीं हैहे देवि ! अधिक बात क्या है ? धारण शक्ति न होनेसे नागराज अनन्त कभी क्षणमात्र पृथ्वीधारण करनेमें समर्थ नहीं होते ॥ १८ ॥ इन्द्रने कहा हे भगवति ! सरस्वतीके बिना ब्रह्मा क्या विश्व रचनेमें कभी समर्थ होते ? रमाके विना क्या देवदेव विष्णु विश्वका पालन करसक्ते थे ? उमाके विना क्या महादेव विश्वका संहार करनेमें समर्थ होते ? कभी नहीं ये महाप्रभु तीनो देवता

अपने अंशरूप सरस्वती इत्यादि शक्तिसे युक्त होकरही विश्वका कार्य चलानेमें समर्थ होते है ॥ १९ ॥ विष्णुने कहा हे विमले। आपकी शक्तिसे रहित होकर ब्रह्मा जगत्के उत्पन्न करनेमे समर्थ नहीं होते और मैभी जगत्का पालन करनेमें कभी समर्थ नहीं होता तथा महेश्वरभी विश्वका संहार करनेमें समर्थ नहीं होते. अतएव हे देवि ! आपही विश्ववैभवकी ईश्वरी होकर विश्वमे विराजित रहती है ॥ २० ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! देवताओंके इस प्रकार भुवनेश्वरीकी स्तुति करनेपर देवीने उनसे कहा हे सुरोत्तमगण ! तुमलोग निश्चिन्त होओ तुम्हारा क्या कार्य है ? कहो ॥ २१ ॥ क्योंकि इसलोकमे अत्यन्त असाध्य होनेपरभी जो देवताओका अभिलषित कार्य होगा वह निःसंदेह करूंगी, अब अपने और पृथ्वीके दुःखका कारण कहो ॥ २२ ॥ देवताओंने कहा कि, दुष्ट राजाओने इस

विष्णुरुवाच ॥ कर्तुंप्रभुर्नद्रुहिणोनकदाचनाऽहंनाऽपीश्वरस्तवकलारहितस्त्रिलोक्याः ॥ कर्तुंप्रभुत्वमनघेऽत्रतथाविहर्तुंत्वंवैसमस्तविभवेश्व रिभासिनूनम् ॥ २० ॥ व्यासउवाच॥एवंस्तुतातदादेवीतानाहविबुधेश्वरान् ॥ किंतत्कार्यंवदंत्वद्यकरोमिविगतज्वराः ॥ २१ ॥ असाध्यमपिलोकेऽस्मिंस्तत्करोमिसुरेप्सितम् ॥ शंसंतुभवतांदुःखंधरायाश्चसुरोत्तमाः ॥ २२ ॥ देवाऊचुः ॥ वसुधेयंभराक्रांतासंप्राप्ताविबुधान्प्रति ॥ रुदतीवेपमानाचपीडितादुष्टभूभुजैः ॥ २३ ॥ भारापहरणंचास्याःकर्तव्यंभुवनेश्वरि ॥ देवानामीप्सितंकार्यमेतदेवाऽधुनाशिवे ॥ २४ ॥ घातितस्तुपुरामातस्त्वयामहिषरूपभृत्॥दानवोऽतिबलाक्रांतस्तत्सहायाश्चकोटिशः॥२५॥ तथाशुंभोनिशुंभश्चरक्तबीजस्तथापरः॥ चंडमुडौमहावीर्यौतथैवधूम्रलोचनः॥२६॥दुर्मुखोदुःसहश्चैवकरालश्चातिवीर्यवान् ॥ अन्येचबहवःक्रूरास्त्वयैवचनिपातिताः ॥२७॥ तथैवचसुरारींश्चजहिसर्वान्महीश्वरान् ॥ “भारंहरधरायाश्चदुर्धरंदुष्टभूभुजाम्” ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तासातदादेवीदेवानाहांबिकाशिवा ॥ २८ ॥

पृथ्वीको अत्यन्त पीडित किया है, अब पथ्वी उनकी भारवहन नहीं करसक्ती. इसीसे रोदनपूर्वक कॉपती कॉपती देवताओंके समीप आई है ॥ २३ ॥ हे भुवनेश्वरि ! इस समय आपको इस पृथ्वीका भार हरण करना चाहिये. हे शिवे ! इस समय इसी कार्यको देवताओका अभीष्ट जानिये ॥ २४ ॥ हे मातः ! आपने पूर्वकालमें महिषरूपी अत्यन्त बलवान् दानवको करोड करोड सहायकके सहित मारा है ॥ २५॥ अधिक क्या शुम्भ, निशुम्भ, रक्तबीज, महाबलवान् चण्ड, मुण्ड, धूम्रलोचन, दुर्मुख, दुस्सह, अतिवीर्यवान् कराल और अन्यान्य अनेक क्रूर दानवोको संहार किया है ॥ २६ ॥ २७ ॥ अबभी उसी प्रकार देवताओंके वैरी—राजाओको मारकर उनके भारी बोझसे पृथ्वीकी रक्षा कीजिये. व्यासजी बोले देवताओंके देवीसे इसप्रकार कहनेपर कल्याणरूपिणी ॥ असितापाङ्गी देवी अम्बिकाने हँसकर मेघकी समान गभीरस्वरसे कहा, देवी बोली हे देवताओ ! मैंने विचारलिया है जिससे अंशावतार॥ और दुष्टराजाओंका भार हरण होगा, वह मैंने पहिले

ही विचार लिया है मैं इन सब अधर्मी राजाओंको मारूंगी ॥ २८ ॥ २९ ॥ ३० ॥ मगधराज जरासंध इत्यादि महैश्वर्यशाली जो असुरांशसंभूत राजा प्रदीप्त हूए है मैं उन सबकोही अपनी शक्तिके द्वारा हीनबल करके मारूंगी. हे देवताओ ! तुमलोग भी अपने अपने अंशसे ॥ ३१ ॥ पृथ्वीमें मेरी शक्तिसहित अवतीर्ण होकर भारहरण करोगे देव प्रजापति महर्षि कश्यपने प्रथमही भार्याके सहित ॥ ३२ ॥ यदुकुलमें आनकदुन्दुभी वसुदेव होकर जन्म ग्रहण कियाहै ॥ अव्ययात्मा भगवान् विष्णुभी भृगुशापके कारण ॥ ३३ ॥ वसुदेवके पुत्र होकर अंशसे अवतीर्ण होगे. हे देवताओ ! उसी समय मैंभी गोकुलमें यशोदाके जठरसे जन्मग्रहण कर ॥ ३४ ॥ देवताओंके संपूर्ण कार्यसंपादन करूंगी कारागारसे विष्णुको गोकुलमें ॥३५॥ और देवकीके गर्भसे अनन्तदेवको रोहिणीके गर्भमें प्रेरण करूंगी वे

संग्रहस्याऽसितापांगीमेघगंभीरयागिरा ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ मयेदंचिंतितंपूर्वमंशावतरणंसुराः ॥ २९ ॥ भारावतरणंचैवयथास्याद्दुष्टभूभुजाम् ॥ मयासर्वेनिहंतव्यादैत्येशायेमहीभुजः ॥३०॥ मागधाद्यामहाभागाःस्वशक्त्यामंदतेजसः ॥ भवद्भिरपिस्वैरंशैरवतीर्यधरातले ॥ ३१ ॥ मच्छक्तियुक्तैःकर्तव्यंभाराऽवतरणंसुराः ॥ कश्यपोभार्ययासार्धंदिविजानांप्रजापतिः ॥ ३२ ॥ यादवानांकुलेपूर्वंभविताऽऽनकदुंदुभिः ॥ तथैवभृगुशापाद्वैभगवान्विष्णुरव्ययः ॥ ३३ ॥ अंशेनभवितातत्रवसुदेवसुतोहरिः ॥ तदाऽहंप्रभविष्यामियशोदायांचगोकुले ॥ ३४ ॥ कार्यंसर्वंकरिष्यामिसुराणांसुरसत्तमाः ॥ कारागारेगतंविष्णुंप्रापयिष्यामिगोकुले ॥ ३५ ॥ शेषंचदेवकीगर्भात्प्रापयिष्यामिरोहिणीम् ॥ मच्छक्त्योपचितौतौचकर्तारौदुष्टसंक्षयम् ॥ ३६ ॥ दुष्टानांभूभुजांकामंद्वापरांतेसुनिश्चितम् ॥ इंद्रांशोऽप्यर्जुनःसाक्षात्करिष्यतिबलक्षयम् ॥ ३७ ॥ धर्मांशोऽपिमहाराजोभविष्यतियुधिष्ठिरः ॥ वाय्वंशोभीमसेनश्चाऽश्विन्यंशौचयमावपि ॥ ३८ ॥ वसोरंशोऽथगांगेयःकारिष्यतिबलक्षयम् ॥ व्रजंतुचभवंतोऽद्यधराभवतुसुस्थिरा ॥ ३९ ॥ भाराऽवतरणंनूनंकरिष्यामिसुरोत्तमाः ॥ कृत्वानिमित्तमात्रांस्तान्स्वशक्त्याऽहंनसंशयः ॥४०॥

दोनों मेरी शक्तिसे वर्द्धित होकर द्वापरके अंतमें दुष्ट राजाओंको संहार करेंगे इसमें संदेह नहीं॥ ३६ ॥ द्वापरके अन्तमें अवश्य दुष्टराजाओंका क्षय होगा इन्द्रके अंशसे उत्पन्न अर्जुनभी उन दुर्वृत्त राजाओंके बलका क्षय करैगा ॥ ३७ ॥ तिसकाल धर्मके अंशसे महाराज युधिष्ठिर, वायुके अंशसे भीमसेन, दोनों अश्विनी कुमारके अंशसे नकुल और सहदेव ॥ ३८ ॥ तथा वसुके अंशसे गंगापुत्र भीष्मदेव जन्मग्रहण करके उनके बलको नष्ट करेंगे. हे देवताओ ! इस समय तुम स्थिर चित्त होकर जाओ ॥ ३९ ॥ पृथ्वीभी स्थिर होवे तुम निश्चय जानो कि, मै अवश्यही पृथ्वीका भार हरण करूगी ॥ मैं उनको निमित्तमात्र करके अपनी शक्तिके द्वारा निस्संदेह कुरुक्षेत्रमे ॥ ४० ॥

क्षत्रियगणोंको संहार करूंगी ॥ अंसूया ( निन्दा ) ईर्षा दुर्मति तृष्णा ममता अभिमान स्पृहा ॥ ४१ ॥ जयेच्छा मदन और मोह इन सब दोषोंसे यादवगण नाशको प्राप्त होंगे. ब्राह्मणोंके शापसेही यदुकुलध्वंस होगा ॥ ४२ ॥ भगवान्‌भी शापके वशीभूत हो कलेवर परित्याग करेंगे अब तुमभी अपने अंशसे अवतीर्ण होकर भगवान्‌की सहायताके लिये ॥ ४३ ॥ स्त्रियोंके सहित गोकुल और मथुरामे जन्म ग्रहण करो. व्यासजी बोले यह सब बाते कहकर परमात्माकी माया स्वरूपिणी भुवनेश्वरी देवी अन्तर्धान होगई ॥ ४४ ॥ देवतालोग और पृथ्वी अपने अपने स्थानोंको चलेगये । हे राजन् जन्मेजय! तिसकाल पृथ्वीदेवी देवीके वचनसे संतुष्ट और स्थिर होकर ॥ ४५ ॥ भाँति भाँतिकी औषधि और वीरुध गुल्म वृक्षद्वारा पवित्र होकर अवस्थिति करने लगी । उस काल प्रजालोग अत्यंत सुखी हुए,

कुरुक्षेत्रेकरिष्यामिक्षत्रियाणांचसंक्षयम् ॥ असूयेर्ष्यामतिस्तृष्णाममताभिमतास्पृहा ॥ ४१ ॥ जिगीषामदनोमोहोदोषैर्नंक्ष्यंतियादवाः॥ ब्राह्मणस्यचशापेनवंशनाशोभविष्यति ॥ ४२ ॥ भगवानपिशापेनत्यक्ष्यत्येतत्कलेवरम् ॥ भवंतोऽपिनिजांशैश्चसहायाःशार्ङ्गधन्वनः ॥ ४३ ॥ प्रभवंतुसनारीकामथुरायांचगोकुले ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वांतर्दधेदेवीयोगमायापरात्मनः ॥ ४४ ॥ सधरावैसुराःसर्वेजग्मुःस्वान्यालयानिच ॥ धराऽपिसुस्थिराजातातस्यावाक्येनतोषिता ॥ ४५ ॥ ओषधीवीरुधोपेताबभूवजनमेजय ॥ प्रजाश्चसुखिनोजाताद्विजाश्चापुर्महोदयम् ॥ ४६ ॥ सन्तुष्टामुनयःसर्वेबभूवुर्धर्मतत्पराः॥इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेचतुर्थस्कन्धेएकोनविंशोऽध्यायः ॥१९॥ व्यासउवाच ॥ शृणुभारतवक्ष्यामिभाराऽवतरणंतथा ॥ कुरुक्षेत्रेप्रभासेचक्षपितंयोगमायया ॥ १ ॥ यदुवंशेसमुत्पत्तिर्विष्णोरमिततेजसः ॥ भृगुशापप्रतापेन महामायाबलेनच ॥ २ ॥ क्षितिभारसमुत्तारनिमित्तमितिमेमतिः ॥ माययाविहितोयोगोविष्णोर्जन्मधरातले ॥ ३ ॥

ब्राह्मणोंके अत्यन्त सुख समृद्धिकी वृद्धि हुई ॥ मुनिगणभी तदनुरूप संतुष्ट होकर धर्मकर्ममें तत्परहुए ॥ ४६ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायामेकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ व्यासजीने कहा हे भरतकुलभूषण ! मै तुम्हारे निकट पृथ्वीका भार उतारना कुरुक्षेत्र और प्रभास तीर्थमें सैन्यगणोंका संहार ॥ १ ॥ एवं भृगुशापसे अमिततेजा भगवान् हरिने महामायाके प्रभावसे जिसप्रकार यदुकुलमे जन्म ग्रहण किया वह समस्तही कहता हूं श्रवण करो॥ २॥ हे राजन् । भगवान् विष्णुने जो पृथ्वीतलमें जन्मग्रहण किया मेरे विचारमें वह मायाकृत योगके सिवाय और कुछ नहीं है. मायाहीने पृथ्वीका भार उतारनेको इसप्रकार किया था. यही मेरा स्थिर सिद्धान्त है ॥ ३ ॥

हे नृपते! जो त्रिगुणा माया देवी ब्रह्मा विष्णु इत्यादि देवगणोंकोभी नचाती रहती हैं. वह जो अन्यको मोहित करै तो फिर इस विषयमें आश्चर्यही क्याहै ?॥४॥ हे राजन्! उस महामायाकी लीला तो प्रसिद्धही है. अधिक क्या उसने विष्णुकोभी भलीभाँतिसे विष्ठा मूत्र और स्नायु परिपूरित गर्भमे वास कराकर दुःख दिया था ॥५॥ पूर्वकालके समय रामअवतारमे उसने देवगणोंकोभी वानर किया था. हे राजन्! 'मैं' 'मेरा' इसप्रकार मायापाशमे बँधकर भगवान् विष्णुने जो कि दुःख भोगा था वह तो तुम भलीभांति जानते हो ॥ ६ ॥ इसीसे अहं ममताके पाशमें बंधताहै मुक्तसंग मुमुक्षु योगीगण मुक्तिलाभकी आशासे ॥ ७ ॥ उसी विश्वरूपिणी विश्वेश्वरी देवीकी उपासना करते हैं. हे राजन्! जिसकी भक्तिलेशका कणमात्र प्राप्त करके ॥ ८ ॥ जीवगणोंको मुक्ति प्राप्त होती है. कौन प्राणी उसकी

किंचित्रंनृपदेवीसाब्रह्मविष्णुसुरानपि ॥ नर्तयत्यनिशंमायात्रिगुणानपरान्किमु ॥ ४ ॥ गर्भवासोद्भवंदुःखंविण्मूत्रस्नायुसंयुतम् ॥ विष्णोरापादितंसम्यग्यया विगतलीलया ॥ ५ ॥ पुरारामाऽवतारेऽपिनिर्जरावानराःकृताः ॥ विदितंतेयथाविष्णुर्दुःखपाशेनमोहितः ॥ ६ ॥ अहंममेतिपाशेनसुदृढेननराधिप ॥ योगिनोमुक्तसंगाश्चमुक्तिकामामुमुक्षवः ॥७ ॥ तामेवसमुपासंतेदेवींविश्वेश्वरींशिवाम् ॥ यद्भक्तिलेशलेशांशलेशलेशलवांशकम् ॥८॥ लब्ध्वामुक्तोभवेज्जंतुस्तांनसेवेतकोजनः ॥ भुवनेशीत्येववक्रेददातिभुवनत्रयम् ॥ ९ ॥ मांपाहीत्यस्यवचसोदेयाभावादृणान्विता ॥ विद्याऽविद्येतितस्याद्वेरूपेजानीहिपार्थिव ॥ १० ॥ विद्ययामुच्यतेजंतुर्बध्यतेऽविद्ययापुनः ॥ ब्रह्माविष्णुश्चरुद्रश्चसर्वेतस्यावशानुगाः ॥ ११ ॥ अवताराःसर्वएवयंत्रिताइवदामभिः ॥ कदाचिच्चसुखंभुंक्तेवैकुंठेक्षीरसागरे ॥ १२ ॥ कदाचित्कुरुतेयुद्धंदानवैर्बलवत्तरैः ॥ हरिःकदाचिद्यज्ञान्वैविततान्प्रकरोतिच ॥१३॥ कदाचिच्चतपस्तीव्रंतीर्थेचरतिसुव्रत ॥ कदाचिच्छयनेशेतेयोगनिद्रामुपाश्रितः ॥१४॥

सेवा नहीं करता है! मनुष्योंमें यदि कोई "भुवनेश्वरी" यह नाम उच्चारण करे तो वह उसको त्रिभुवनप्रदान करती है॥९॥ और कोई यदि "मेरी रक्षा करो" यह वचन कहता है तो विश्वेश्वरी विश्वब्रह्माण्डमे देनेयोग्य वस्तु न देखकर उसके निकट ऋणी होती है. इसमें सन्देह नहीं है. हे पार्थिव! उसके विद्या और अविद्या यह दो प्रकारके रूप जानने चाहियें ॥ १० ॥ जीवगण इस विद्यासे मुक्ति और अविद्यासे बन्धनको प्राप्त होते हैं। ब्रह्मा विष्णु रुद्र ॥११॥ और उनके अवतारगण रस्सीमें बँधे हुएकी समान उसके अधीनमें अवस्थित रहते है. भगवान् हरि कभी वैकुण्ठमें कभी क्षीरसमुद्रमें अवस्थान करके सुख भोगते हैं ॥१२॥ कभी बलवान् दानवगणोंके सहित युद्ध, किसी समय बहुत विस्तृत यज्ञका अनुष्ठान ॥ १३ ॥ कभी तीव्रतर तपस्याका आचरण करते हैं और कभी योगमायाके आश्रयमे

शयन करते है ॥ १४ ॥ अतएव भगवान् मधुसूदन किसी समय स्वाधीनतालाभ करनेमें समर्थ नहीं होते. हे राजन् ! विष्णुकी समान ब्रह्मा, रुद्र, इन्द्र, वरुण, यम, ॥ १५ ॥ कुबेर, अग्नि, सूर्य्य, चन्द्र और अन्यान्य देवताश्रेष्ठगण, सनकादि मुनिगण, एवं वसिष्ठादि ऋषिगण ॥ १६ ॥ सबही नाचनेवाली पुतलीके समान सदाही उस भुवनेश्वरीके वशीभूत होते है । नथाहुआ बलवान् बैल जिसप्रकार मनुष्यके वशीभूत होकर विचरण करता है॥ १७॥ इसीप्रकार सम्पूर्ण देवतागण कालपाशमें नियन्त्रित हो रहे हैं, हे राजेन्द्र ! हर्ष, शोक, निद्रा, तन्द्रा और आलस्यादि समस्त भाव ॥ १८ ॥ सर्वदाही देहीमात्रके देहका आश्रय करके रहते है ग्रन्थकारगणोंने देवतागणोंको अमर अर्थात् मरणधर्मरहित और निर्ज्जर अर्थात् जरा धर्म्मविहीन कहा है॥ १९ ॥ किन्तु वह नाममात्रही प्रकाश पाते हैं. बास्तवमें

नस्वतंत्रःकदाचिच्चभगवान्मधुसूदनः ॥ तथाब्रह्मातथारुद्रस्तथैंद्रोवरुणोयमः ॥ १५ ॥ कुबेरोऽग्नीरवींदूचतथाऽन्येसुरसत्तमाः ॥ मुनयः सनकाद्याश्चवसिष्ठाद्यास्तथाऽपरे ॥ १६ ॥ सर्वेऽबावशगानित्यंपांचालीवनरस्यच ॥ नसिप्रोतायथागावोविचरंतिवशानुगाः ॥ १७ ॥ तथैव देवताःसर्वाःकालपाशनियंत्रिताः ॥ हर्षशोकादयोभावानिद्रातंद्रालसादयः ॥ १८ ॥ सर्वेषांसर्वदाराजन्देहिनां देहसंश्रिताः ॥ अमरानिर्जराः प्रोक्तादेवाश्चग्रंथकारकैः ॥ १९ ॥ अभिधानतश्चार्थतोनतेनूनंताद्दशाःक्वचित् ॥ उत्पत्तिस्थितिनाशाख्याभावायेषांनिरंतरम् ॥ २० ॥ अमरास्तेकथंवाच्यानिर्जराश्चकथंपुनः ॥ कथदुःखाभिभूतावाजायंतेविबुधोत्तमाः ॥ २१ ॥ कथंदेवाश्चवक्तव्याव्यसनेक्रीडनंकथम् ॥ क्षणादुत्पत्तिनाशश्चद्दश्यतेऽस्मिन्नसंशयः ॥ २२ ॥ जलजानांचकीटानांमशकानांतथापुनः ॥ उपमानकथंचैषामायुषोऽतेमराःस्मृताः ॥ २३ ॥ ततोवर्षायुषश्चापिशतवर्षायुषस्तथा ॥ मनुष्याह्यमरादेवास्तस्माद्ब्रह्मापरःस्मृतः ॥ २४ ॥ रुद्रस्तथातथाविष्णुःक्रमशश्चभवंतिहि ॥ नश्यंति क्रमशश्चैववर्धंतिचोत्तरोत्तरम् ॥ २५ ॥

अर्थगत वह कभी नहीं होसकते. क्योंकि जिनका उत्पत्ति स्थिति और विनाशधर्म सदाही रहता है ॥ २० ॥ उनको किसप्रकार अमर और निर्ज्जर कहा जासक्ता है दुःखयुक्त विबुध कैसे होते है॥ २१ ॥ क्योंकि विपद् उपस्थित होनेपरभी किसप्रकार क्रीडा होसक्ती है देखनेमें आता है कि, इस संसारमें कमलकीट और मशकगण उत्पन्न होकर क्षणमेही नष्ट होते हैं. इसप्रकार देवतागणोंकोभी आयुकेशेषमें मरणधर्म प्राप्त होता है. तो देवतागण इन सम्पूर्ण मरणधर्म्मशील जीवगणके उपमास्थल क्यों न हों ? क्यों उनका "मर" यह नाम न हो ॥ २२ ॥ २३ ॥ जन्मादि विकारवान् होनेसे मनुष्योंमें कोई एक वर्ष कोई सौवर्ष कालकी आयुलाभ करते हैं. और फिर देवतागण मनुष्योंसे; प्रजापति ब्रह्मा देवतागणोंसे॥ २४ ॥ रुद्रदेव ब्रह्मासे, और विष्णु रुद्रसे अधिकतर आयुको प्राप्त होते हैं. इसप्रकार क्रमक्रमसे समस्तही नष्ट होते

और बराबर बढ़ते है ॥ २५ ॥ जो देहधारण करता है। निश्चयही उसका विनाश होता है। हे राजन् इसप्रकार इस संसारमें सम्पूर्ण जीवही चक्रकी समान सदा भ्रमण करते है इसमें सन्देह नहीं है॥ २६ ॥ जीवगण मोहजालमें आच्छन्न हैं. वह कभी मुक्तिलाभ नहीं करसक्ते जबतक माया विद्यमान रहती है तबतक मोहजाल दूर नहीं होता ॥ २७ ॥ हे नृप। सृष्टिकालमें ब्रह्मादि समस्त वस्तुओंकी यथाक्रमसे उत्पत्ति और प्रलयकालमें नाश होताहै॥ २८ ॥ इससे जिसके नाशविषयमें जो कारण होता है वह उसको विनाश करता है। भगवतीकी इच्छासे विधाता जो रचना करते हैं वह फिर अन्यथा नहीं होती॥ २९ ॥ इस संसारमें यही स्थिर सिद्धान्तजानना चाहिये विधाताके नियति अनुसार सम्पूर्ण जीवगणोका जन्म, मृत्यु, जरा, व्याधि, दुःख अथवा सुख यह समस्त व्यापारही सम्पादित होता है कभी

नूनंदेहवतोनाशोमृतस्योत्पत्तिरेवच ॥ चक्रवद्भ्रमणंराजन्सर्वेषांनाऽत्रसंशयः ॥ २६ ॥ मोहजालाऽऽवृतोजंतुर्मुच्यतेनकदाचन ॥ मायायांविद्यमानायांमोहजालंननश्यति ॥ २७ ॥ उत्पित्सुकालउत्पत्तिःसर्वेषांनृपजायते ॥ तथैवनाशःकल्पान्तेब्रह्मादीनांयथाक्रमम् ॥ २८ ॥ निमित्तंयस्तुयन्नाशेसघातयतितंनृप ॥ नान्यथातद्भवेन्नूनंविधिनानिर्मितंतुयत् ॥२९॥ जन्ममृत्युजराव्याधिदुःखंवासुखमेववा ॥ तत्तथैवभवेत्कामंनान्यथेहविनिर्णयः ॥ ३० ॥ सर्वेषांसुखदौदेवौप्रत्यक्षौशशिभास्करौ ॥ ननश्यतितयोःपीडाकचित्तद्वैरिसंभवा ॥ ३१ ॥ भास्करस्यसुतोमंदःक्षयीचंद्रःकलंकवान् ॥ पश्यराजन्विधेःसूत्रंदुर्वारंमहतामपि ॥३२॥ वेदकर्ताजगद्धर्ताबुद्धिदस्तुचतुर्मुखः ॥ सोऽपिविक्लवतांप्राप्तोदृष्ट्वापुत्रींसरस्वतीम् ॥ ३३ ॥ शिवस्याऽपिमृताभार्यासतीदग्ध्वाकलेवरम् ॥ सोऽभवद्दुःखसंतप्तःकामार्तश्चजनार्तिहा ॥ ३४ ॥ कामाग्निदग्धदेहस्तुकालिंद्यांपतितःशिवः ॥ साऽपिश्यामजलाजातातन्निदाघवशान्नृप ॥ ३५ ॥

इसके अन्यथा नहीं होता॥ ३० ॥ देखो प्रत्यक्ष देवता चन्द्र और सूर्य सबकोई सुखप्रदान करते हैं किन्तु इनकी वैरिकृत पीड़ा कभी नष्ट नहीं होती ॥ ३१ ॥ सूर्यके पुत्र सदाही अपकारी होनेसे उनका "मन्द" नाम हुआ है, चन्द्रमा राजयक्ष्मा रोगसे ग्रस्त और कलङ्की है. हे राजन् ! सामान्य व्यक्तिके सम्बन्धमे और क्या कहूं महद् व्यक्तिगणोंके प्रति भी विधिनियतिका इसप्रकार प्रभाव दिखाई देता है ॥ ३२ ॥ जगत्को उत्पन्न करनेवाले ब्रह्मा वेदकर्त्ता और बुद्धिप्रद है वेभी अपनी कन्या सरस्वतीको देखकर कामातुर हुए थे॥ ३३ ॥ शिवकी भार्या सतीके प्राणत्याग करनेपर महादेव सम्पूर्ण दुःखनाशन होनेपर भी अत्यन्त कामार्त्त हो अति दुःखसे सन्तप्त हुए थे॥ ३४ ॥ उससमय वह कामाग्निसे दग्धदेह हो कालिन्दीके जलमें पतितहुए उनके सन्तापसे तापिताही यह नदी भी श्यामवर्ण होगई॥ ३५ ॥

हे राजन् ! महादेव जिस समय कामार्त्त और नग्न हो भृगुके वनमें जा रमण कर रहे थे। उस समय तपोधन भृगुने उनको इस अवस्थामें देखकर तुम अत्यन्त निर्लज्ज हो ॥३६॥ अतएव "इस समय तुम्हारा लिंग पतित हो" यह कहकर उनके प्रति दारुण शाप दिया। तब महादेवजीने आनन्द भोगके लिये दानवगणोंका बनाई हुई अमृतदीर्घिकाका पान किया ॥ ३७ ॥ देवराज इन्द्रभी पृथिवीतलमें बैल होकर ककुत्स्थ राजाके वाहन हुए थे अधिक क्या सम्पूर्ण लोकोके आदिभूत विवेकी भगवान् विष्णुकी॥ ३८॥सर्वज्ञता और प्रभुशक्तिही कहां गई थी?क्या आश्चर्य्यका विषय है कि, वह स्वर्णके मृगके विषयमें कुछ भी नहीं जानसके ॥ ३९॥ हे राजेन्द्र! आप योगमायाका बल अवलोकन कीजिये रामचन्द्रजीने कामसे मोहित और सीताके विरहानलमें सन्तप्त एवं अत्यन्त कातर हो अतिरोदन किया था॥ ॥ ४० ॥ उन्होंने अत्यन्त मोहित हो उच्चस्वरसे रोदन करते करते वृक्षगणोंसे पूँछा था जनकात्मजा सीता कहाँ गई है? क्या उनको हिंस्र जन्तुगण भक्षण कर

कामार्तोरममाणस्तुनग्नःसोऽपिभृगोर्वनम् ॥ गतःप्राप्तोऽथभृगुणाशप्तःकामातुरोभृशम् ॥ ३६ ॥ पतत्वद्यैवतेलिंगंनिर्लज्जेतिभृशंकिल ॥ पपौ चामृतवापींचदानवैर्निर्मितांमुदे ॥ ३७ ॥ इंद्रोऽपिचवृषोभूत्वावाहनत्वंगतःक्षितौ ॥ आद्यस्यसर्वलोकस्यविष्णोरेवविवेकिनः ॥ ३८ ॥ सर्वज्ञत्वंगतंकुत्रप्रभुशक्तिःकुतोगता ॥ यद्धेममृगविज्ञानंनज्ञातंहरिणाकिल ॥ ३९ ॥ राजन्मायाबलंपश्यरामोहिकाममोहितः ॥ रामोविरहसंतप्तोरुरोदभृशमातुरः ॥ ४० ॥ योपृच्छत्पादपान्मूढःक्वगताजनकात्मजा ॥ भक्षितावाहृताकेनरुदन्नुच्चतरंततः ॥ ४१ ॥ लक्ष्मणाऽहंमरिष्यामिकांताविरहदुःखितः ॥ त्वंचापिममदुःखेनमरिष्यसिवनेऽनुज ॥ ४२ ॥ आवयोर्मरणंज्ञात्वामातामममरिष्यति ॥ शत्रुघ्नोऽप्यतिदुःखार्तःकथंजीवितुमर्हति ॥ ४३ ॥ सुमित्राजीवितंजह्यात्पुत्रव्यसनकर्शिता ॥ पूर्णकामाऽथकैकेयीभवेत्पुत्रसमन्विता ॥ ४४ ॥ हासीतेक्वगताऽसित्वंमांविहायस्मरातुरा ॥ एह्येहिमृगशावाक्षिमांजीवयकृशोदरि ॥ ४५ ॥ किंकरोमिक्वगच्छामित्वदधीनंचजीवितम् ॥ समाश्वासयदीनंमांप्रियंजनकनंदिनि ॥ ४६ ॥

गये?अथवा कोई दुर्वृत्त उनको हरण कर लेगया ? ॥४१॥ हे भ्रातृ लक्ष्मण ! मैं प्रियाके विरहानलमें दग्ध हो इस समय प्राणत्याग करूंगा हाय! फिर तुमभी मेरी विरहवह्निमें जीवन विसर्ज्जन करोगे ॥ ४२ ॥ मेरा मृत्युसम्वाद सुनकर माता भी जीवन विसर्ज्जन करेगी शत्रुघ्नभी अत्यन्त दुःखसे कातर हो जीवन धारण करनेमें समर्थ नहीं होगे॥ ४३॥सुमित्रा माता भी पुत्रमरणकी शोकानलमें प्राणत्याग करेगी तब भरतके सहित कैकेयीका मनोरथ निःसन्देह पूर्ण होगा ॥४४॥ हा सीते ! मैं कामबाणसे पीडित होता हूं तुम मुझको त्यागकर कहां चली गई. हे मृगलोचने ! हे कृशोदरि ! तुम आओ और शीघ्र मुझको प्राणदान दो ॥ ४५ ॥ मैं क्या करूं ? कहां जाऊं ? मेरा जीवन तुम्हारेही अधीन है हे जनकनन्दिनि ! मैं तुम्हारा प्रिय हूं इस समय तुम्हारे विरहमें अत्यन्त दीन हुआ हूं

तुम आकर मुझको समझाओ ॥ ४६ ॥ अलौकिक प्रभावसम्पन्न श्रीरामचन्द्रजीने इसप्रकार विलाप करते करते वनवनमें भ्रमण किया था किन्तु जनकतनयाको
नहीं देखसके ॥ ४७ ॥ क्या आश्चर्य्य है कि कमललोचन श्रीरामचन्द्र सम्पूर्णलोकोंकी शरण देनेवाले थे उन्होने मायामें मोहित होकर वानरगणोंका आश्रय
ग्रहण किया था ॥ ४८ ॥ और उनकी सहायतासे समुद्रमे पुल बाँध महोदर वीरवर कुम्भकर्ण और रावणका विनाश किया था ॥ ४९ ॥ तदनन्तर सीताको
अपने समीप लाय स्वयं सर्वज्ञ होकर भी दुरात्मा रावणने सीताका हरण किया है यह जानकर उसको दिव्य कराया था ॥ ५० ॥ हे महाराज ! योगमायाका
बल अत्यन्त महत् है उसके प्रभावकी बात क्या कहूं यह समस्त विश्वमण्डल उसके द्वारा चलायमान हो निरन्तर भ्रमण करता है ॥ ५१ ॥ इसप्रकार अनेक
अवतारोमें भगवान् विष्णु शापके वशीभूत और दैवके अधीन हो सदाही अनेकप्रकारके कार्य्य करते है ॥ ५२ ॥ हे राजन् ! मै इस समय देवतागणोंका कार्य

एवंविलपतातेनरामेणाऽमिततेजसा ॥ वनेवनेचभ्रमतानेक्षिताजनकात्मजा ॥ ४७ ॥ शरण्यःसर्वलोकानांरामःकमललोचनः ॥ शरणंवानरा
णांसगतोमायाविमोहितः ॥ ४८ ॥ सहायान्वानरान्कृत्वाबबन्धवरुणालयम् ॥ जघानरावणंवीरंकुंभकर्णमहोदरम् ॥ ४९ ॥ आनीयचततः
सीतांरामोदिव्यमकारयत् ॥ सर्वज्ञोऽपिहृतांमत्वारावणेनदुरात्मना ॥५०॥ किंब्रवीमिमहाराजयोगमायाबलंमहत् ॥ ययाविश्वमिदंसर्वंभ्रामि
तंभ्रमतेकिल ॥ ५१ ॥ एवंनानाऽवतारेऽत्रविष्णुःशापवशंगतः॥करोतिविविधाश्चेष्टादैवाधीनःसदैवहि ॥५२॥ तवाऽहंकथयिष्यामिकृष्णस्या
ऽपिविचेष्टितम् ॥ प्रभवंमानुषेलोकेदेवकार्यार्थसिद्धये ॥ ५३ ॥ कालिंदीपुलिनेरम्येह्यासीन्मधुवनंपुरा ॥ लवणोमधुपुत्रस्तुतत्राऽऽसीद्दानवो
बली ॥ ५४ ॥ द्विजानांदुःखदःपापोवरदानेनगर्वितः ॥ निहतोऽसौमहाभागलक्ष्मणस्यानुजेनवै ॥ ५५ ॥ शत्रुघ्नेनाथसंग्रामेतंनिहत्यमदोत्क
टम् ॥ वासितामथुरानामपुरीपरमशोभमना ॥५६ ॥ सतत्रपुष्कराक्षौद्वौपुत्रौशत्रुनिषूदनः ॥ निवेश्यराज्येमतिमान्कालेप्राप्तेदिवंगतः ॥५७॥

साधनके लिये श्रीकृष्णकी मनुष्यलोकमें उत्पत्ति और उनके चरित्रकी कथा वर्णन करता हूं सुनो ॥ ५३ ॥ पूर्वकालके समय कालिन्दीके मनोहर तटपर मधुवन
नामक एक स्थान था मधुका पुत्र लवण नामक एक महाबलवान् दानव उस स्थानमें वास करता था ॥५४॥वह पापाशय वरलाभसे गर्वित हो ब्राह्मणगणोको
अत्यन्त दुःख देता. इसके उपरान्त लक्ष्मणके भ्राता शत्रुघ्नने कठिनतासे मारने योग्य उस दैत्यको संग्राममें दलित कर उसी स्थानमें मथुरानामक परममनोहर
एक पुरी बनाई ॥ ५५ ॥ ॥ ५६ ॥ शत्रु विनाशन मतिमान् शत्रुघ्नने अपने पुष्कर और अक्ष इन दोनों पुत्रोंको उस राज्यमे अभिषिक्त करके मरनेका
समय उपस्थित होनेपर स्वर्गमें गमन किया ॥ ५७ ॥

फिर सूर्यवंशकी क्षीणदशा हुई ययातिकुलमें उत्पन्न हुए यादवगणोंने उस मुक्तिदेनेवाली मथुरापुरीपर अधिकार किया ॥ ५८ ॥ हे राजेन्द्र! शूरसेन नामक शूरवर एक यादवनृपति उस स्थानमें राजा हो मथुराके ऐश्वर्यका भोग करता रहा ॥ ५९ ॥ वहां वरुणके शापके निमित्त कश्यपके अंशसे वसुदेवनामक विख्यात शूरसेनके एक पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ ६० ॥ वह वैश्यवृत्ति अर्थात् खेतीकार्य्यादिमें तत्पर हुआ उस मथुरापुरीमें उग्रसेनके पिताकी मृत्यु होनेपर श्रीमान् उग्रसेनने मथुराका आधिपत्य लाभ किया कुछ काल व्यतीत होनेपर कंसनामक उसके एक अत्यन्त तेजस्वी पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ ६१ ॥ इधर देवक राजाके अदितिके अंशसे देवकी नामक एक कन्याने वरुणके शापसे जन्म ग्रहण किया। कश्यपकी अनुगामिनी ॥ ६२॥ महात्मा देवक राजाने अपनी कन्याके संग वसुदेवका विवाह किया यह विवाह कार्य्य होचुकनेपर ॥६३॥ कंसके प्रति यह आकाशवाणी हुई कि, हे महाभाग कंस! इस देवकीके गर्भसे आठवीं सन्तान तेरे मारनेवाली होगी ॥६४॥महाबल कंस उस

सूर्यवंशक्षयेतांतुयादवाःप्रतिपेदिरे ॥ मथुरांमुक्तिदांराजन्ययातितनयाःपुरा ॥ ५८॥ शूरसेनाभिधःशूरस्तत्राभून्मेदिनीपतिः ॥ माथुराञ्छूरसेनांश्चबुभुजेविषयान्नृप ॥ ५९ ॥ तत्रोत्पन्नःकश्यपांशःशापाच्चवरुणस्यवै ॥ वसुदेवोऽतिविख्यातःशूरसेनसुतस्तदा ॥ ६० ॥ वैश्यवृत्तिरतःसोऽभून्मृतेपितरिमाधवः ॥ उग्रसेनोबभूवाथकंसस्तस्याऽऽत्मजोमहान् ॥ ६१ ॥ अदितिर्देवकीजातादेवकस्यसुतातदा ॥ शापाद्वैवरुणस्याऽथकश्यपाऽनुगताकिल ॥ ६२ ॥ दत्तासावसुदेवायदेवकेनमहात्मना ॥ विवाहेरचितेतत्रवागभूद्गगनेतदा ॥ ६३ ॥ कंसकंसमहाभागदेवकीगर्भसंभवः ॥ अष्टमस्तुसुतःश्रीमांस्तवहंताभविष्यति ॥ ६४ ॥ तच्छ्रुत्वावचनंकंसोविस्मितोऽभून्महाबलः ॥ देववाचंतुतांमत्वासत्यांचिंतामवापसः ॥६५॥ किंकरोमीतिसंचिंत्यविमर्शमकरोत्तदा ॥ निहत्यैनांनमेमृत्युर्भवेदद्यैवसत्वरम् ॥ ६६ ॥ उपायोनान्यथाचास्मिन्कार्ये मृत्युभयावहे ॥ इयंपितृष्वसापूज्याकथंहन्मीत्यचिंतयत् ॥ ६७ ॥ पुनर्विचारयामाससमरणंमेस्त्यहोस्वसा ॥ पापेनाऽपिप्रकर्तव्यादेहरक्षाविपश्चिता ॥६८॥ प्रायश्चित्तेनपापस्यशुद्धिर्भवतिसर्वदा ॥ प्राणरक्षाप्रकर्तव्याबुधैरप्येनसातथा ॥ ६९ ॥

आकाशवाणीको सुन आश्चर्ययुक्त हो और उसको सत्य जानकर अत्यन्त चिन्तामें मग्न हुआ ॥६५॥ तिस समय कंस 'क्या करूं।' इसप्रकार चिन्ता करके मनमें विचारने लगा एकबार यह विचार किया कि, अब शीघ्र इसको मारडालूं तो फिर मै न मरूंगा॥६६॥क्योंकि इस मृत्युजनक कार्य्यका अन्य कोई उपाय नहीं दीखता फिर विचारा कि,यह मेरे पिताके स्थानापन्नदेवककी कन्या अतएव मेरी भगिनीहै तथा पूजनीयहै इसको किसप्रकार मारूं?॥६७॥ अन्तमें यह निश्चय किया कि यह मेरी पूजनीय भगिनी होनेपरभी मेरी मृत्युरूपिणी हुई है अतएव इसके मारनेसे मुझको पाप स्पर्श नहीं करसक्ता क्योंकि पंडितगण कहते है कि,पापकार्यद्वाराभी अपनी देहकी रक्षा करनी चाहिये ॥ ६८ ॥ प्रायश्चित्तसे सर्वदाही पापकी शुद्धि होती है अतएव पापकार्य करकेभी अपने शरीरकी रक्षा करनी चाहिये ॥ ६९ ॥

पापाशय कंसने मनमें इसप्रकार चिन्ता करके शीघ्र खड्गधारणपूर्वक उसके केशग्रहण किये॥ ७० ॥और वरारोहा देवकीके विनाशकी इच्छासे मियानसे खड्ग खींच कर सबके सामने उस नवविवाहिता कामिनीका आकर्षण करनेलगा ॥ ७१ ॥ कंसको देवकीके मारनेमें उद्यत देखकर सभी महाकोलाहल करनेलगे. तब वसुदेव के वशमें रहनेवाले वीरोंने शरासन संयोजित किया ॥ ७२ ॥ वह अद्भुत साहसशाली वीरगण देवकीको छोड़नेके लिये वारंवार कंससे कहनेलगे फिर उन्होंने दया करके देवमाता देवकीको दुरात्मा कंसके हाथसे छुडालिया ॥ ७३ ॥ तब महाबलवान् कंससे उन वसुदेवके सहायक वीरोंका घोर युद्ध हुआ ॥ ७४ ॥ फिर दारुण लोमहर्षण युद्ध होता देख बूढे यादवोंने कंसको निवारण करके कहा ॥ ७५ ॥ यह देवकी तुम्हारी बहन है. इसका तुमको सन्मान

विचिंत्यमनसाकंसःखड्गमादायसत्वरः॥जग्राहतांवरारोहांकेशेष्वाकृष्यपापकृत्॥७०॥कोशात्खड्गमुपाकृष्यहंतुकामोदुराशयः॥ पश्यतांसर्वलोकानांनवोढांतांचकर्षह॥७१॥हन्यमानांचतांदृष्ट्वाहाहाकारोमहानभूत्॥वसुदेवानुगावीरायुद्धायोद्यतकार्मुकाः॥७२॥ मुंचमुंचेतिप्रोचुस्ततेतदाद्भुतसाहसाः॥कृपयामोचयामासुर्देवकींदेवमातरम्॥७३॥तद्युद्धमभवद्घोरंधीराणांचपरस्परम्॥वसुदेवसहायानांकंसेनचमहात्मना ॥७४॥वर्तमानेतथायुद्धेदारुणेलोमहर्षणे॥कंसंनिवारयामासुर्वृद्धायेयदुसत्तमाः॥७५॥ पितृष्वसेयंतेवीरपूजनीयाचबालिशा॥नहंतव्यात्वयावीरविवाहोत्सवसंगमे॥७६॥स्त्रीहत्यादुःसहावीरकीर्तिघ्नीपापकृत्तमा॥भूतभाषितमात्रेणनकर्तव्याविजानता॥७७॥ अंतर्हितेनकेनाऽपिशत्रुणातवचाऽस्यवा॥उदितेतिकुतोनस्याद्वागनर्थकरीविभो॥७८॥यशसस्तेविघातायवसुदेवगृहस्यच। अरिणारचितावाणीगुणमायाविदानृप॥७९॥बिभेषिवीरस्त्वंभूत्वाभूतभाषितभाषया ॥ यशोमूलविघातार्थमुपायस्त्वरिणाकृतः ॥ ८० ॥

करना उचित है. किन्तु तुम जो इसको मारोगे यह बात इस बालिकाने विचारी भी नहीं है. अतएव हे वीर ! इस विवाहके उत्सवकालमें इसका वध करना तुम्हारा कर्त्तव्य नहीं है ॥ ७६ ॥ हे योद्धाओंमें श्रेष्ठ ! स्त्रीकी हत्यासे यशका नाश और घोरतर पाप होता है, एवं वह मनुष्यके पक्षमें अत्यन्त असहनीय है और ज्ञानी पुरुषका सामान्य आकाशवाणीके ऊपर विश्वास करके स्त्रीहत्या करना कभी उचित नहीं है ॥ ७७ ॥ ज्ञात होता है तुम्हारे अथवा वसुदेवके किसी शत्रुने छिपकर यह अनर्थकर वचन कहा है. ऐसा न होनेसे कोईभी कारण संभव नहीं होसक्ता ॥ ७८ ॥ हमको बोध होता है तुम्हारे यशका नाश और वसुदेवके गृहका नाश करनेकोही इन्द्रजालिक माया विद्या विशारद किसी शत्रुने यह आकाशवाणी रची है ॥ ७९ ॥ हे नृप ! तुम वीरवर होकरभी भूतवाक्यसे भय करते हो? हमको

निश्चय बोध होता है, तुम्हारे यशरूपी वृक्षकी जड उखाडनेके लिये ही शत्रुओंने इस प्रकार उपाय किया है. इसमें संदेह नहीं ॥ ८० ॥ हे महाराज ! भवितव्यक
अन्यथा कभी नहीं होता. इस कारण विवाहकालमें इस पूजनीय बहनका वध करना उचित नहीं है ॥ ८१ ॥ हे राजन् जन्मेजय ! वृद्धयादवोंके समझानेपर
भी जब कंसराज निवृत्त नहीं हुआ. तब नीतिशास्त्रके जाननेवाले वसुदेवने उससे कहा ॥ ८२ ॥ हे कंस ! यह त्रिभुवन सत्यमेंही प्रतिष्ठित है मै सत्य कहता हूं कि
देवकीके गर्भसे मेरे जितनी संतान उत्पन्न होगी उत्पन्न होतेही वह सब मैं आपको समर्पण करूंगा ॥ ८३ ॥ जो सब पुत्र उत्पन्न होंगे. वे उत्पन्न होतेही यदि सब
तुमको न दूं तो मेरे पूर्वपुरुषगण कुंभीपाकनरकमे गिरें ॥ ८४ ॥ सामने खडे पुरुवंशी लोगोने वसुदेवका इसप्रकार सत्यवचन सुन बारंवार साधुवाद देकर कंससे
कहा ॥ ८५ ॥ वसुदेव महाशय पुरुष हैं. यह किसी समयभी मिथ्यावचन नहीं कहते अतएव हे महाभाग ! अब देवकीके केशकलाप छोडकर हत्याके पापसे मुक्त

भवितव्यंमहाराजभवेच्चकथमन्यथा ॥ ८१ ॥ एवंतैर्बोध्यमानोसौनिवृत्तोनाऽभवद्यदा ॥ तदातंवसुदे
पितृष्वसानहंतव्याविवाहसमयेपुनः ॥ ८२ ॥ कंससत्यब्रवीम्यद्यसत्याधारंजगत्त्रयम् ॥ दास्यामिदेवकीपुत्रानुत्पन्नांस्तवसर्वशः ॥ ८३ ॥ जातंजातं
वोऽपिनीतिज्ञःप्रत्यभाषत ॥ ८२ ॥ कुंभीपाकेतदाघोरेपतंतुममपूर्वजाः ॥ ८४ ॥ श्रुत्वाऽथवचनंसत्यंपौरवायेपुरःस्थिताः ॥ ऊचुस्तेत्वरिताःकंसं
सुतंतुभ्यंनदास्यामियदिप्रभो ॥ केशंमुंचमहाभागस्त्रीहत्यापातकंतथा ॥ ८६ ॥ व्यासउवाच ॥ एवं
साधुसाध्विपुनःपुनः ॥ ८५ ॥ नमिथ्याभाषतेक्काऽपिवसुदेवोमहामनाः ॥ ततोदुंदुभयोनेदुर्वादित्राणिचसस्वनुः ॥ ८७ ॥ "जय
प्रबोधितःकंसोयदुवृद्धैर्महात्मभिः ॥ क्रोधंत्यक्त्वास्थितस्तत्रसत्यवाक्याऽनुमोदितः ॥ जगामगेहंस्वजनानुवृत्तोनवोढयावीतभय
शब्दस्तुसर्वेषामुत्पन्नस्तत्रसंसदि ॥ " प्रसाद्यकंसंप्रतिमोच्यदेवकींमहायशाःशूरसुतस्तदानीम् ॥ अथकालेतुसंप्राप्तेदेवकीदेवरूपिणी॥
स्तरस्वी ॥ ८८ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कंधे विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ व्यासउवाच ॥ पूर्णेऽथदशमेमासेसुषुवेसुतमुत्तमम्॥रूपावयवसंपन्नंदेवकीप्रथमंयदा ॥ २ ॥
गर्भंदधारविधिवद्वसुदेवेनसंगता॥१॥

होओ ॥ ८६ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! जब महात्मा बूढे यादवोंने कंसको इसप्रकार समझाया. तब वह वसुदेवके सत्य वाक्यका अनुमोदन कर क्रोधपरित्याग
पूर्वक खडा रहा. तिसकाल दुन्दुभीकी ध्वनि और वादित्रस्वरसे वह स्थान पूर्ण होगया ॥ ८७ ॥ "और सबका धन्य धन्य जयशब्द उच्चारित होने लगा"
तब शूरसेनके पुत्र महायशा वसुदेवने इसप्रकार कंसराजको प्रसन्न करके देवकीको छुडाया और फिर स्वजनगणोंसे परिवृत हो नवोढा ( नई ब्याही )
वधूके सहित निर्भय अपने घरकी ओर शीघ्र प्रस्थान किया ॥ ८८ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायां विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ व्यासजी
बोले हे राजन् ! अनन्तर देवरूपिणी देवकीने वसुदेवके संग यथानियमसे मिलित हो गर्भधारण किया॥ १ ॥ फिर दशमास पूर्ण होनेपर देवकीके सुरूप और शोभना

कति प्रथमपुत्र उत्पन्न हुआ ॥ २ ॥ उस समय महाभाग वसुदेव कंसके निकट प्रतिज्ञाके सत्यवाक्य और भवतव्यता स्मरण करके अदितिके अंशोत्पन्न देवकीसे कहने लगे ॥ ३ ॥ हे सुंदरी ! मैंने तुम्हारे विवाहकालमें कंससे "देवकीके गर्भसे जो संतान जन्मग्रहण करेगी, उत्पन्न होतेही तुमको दूंगा" यह कह शपथ कर तुम्हारी उसके हाथसे रक्षा करी है. सो तुम जानती ही हो. अब कंसके हाथमें पुत्रको समर्पण करनेका वही समय उपस्थित है ॥ ४ ॥ हे सुकेशी! इससमय इस पुत्रको तुम्हारे पितृव्यपुत्र अर्थात भ्राता कंसके हाथमें समर्पण करूंगा हे देवि ! देखो अत्यन्त खल कंस और दैवके विषयमें पुत्रके नाशार्थ क्या उपाय करोगी ? यह मैं कहनहीं सक्ता. हे महाभागे ! इसविषयमे तुम्हारी वा मेरी क्या सामर्थ्य है। कर्मका पारिणाम अतिशय विचित्रहै साधारण मनुष्य उसको नहीं जानसक्ते ॥ ५ ॥ सम्पूर्णही जीव कालपाशके वशीभूतहो अपने किये अच्छे बुरे कर्मका फल भोगतेहै ॥ ६ ॥ जीवगणोंका प्रारब्ध अर्थात् कर्माधीन फलभोग विधि निर्मित जानकर इस

तदाऽऽहवसुदेवस्तांसत्यवाक्यानुमोदितः ॥ भावित्वाच्चमहाभागोदेवकींदेवमातरम् ॥ ३ ॥ वरोरुसमयंमेत्वंजानासिस्वसुतार्पणे ॥ मोचितात्वं महाभागेशपथेनमयातदा॥४॥इमंपुत्रंसुकेशांतेदास्यामिभ्रातृसूनवे॥ "खलेकंसेविनाशार्थंदैवेकिंवाकरिष्यसि॥" विचित्रकर्मणांपाकोदुर्ज्ञेयोह्य कृतात्मभिः ॥ ५ ॥ सर्वेषांकिलजीवानांकालपाशानुवर्तिनाम् ॥ भोक्तव्यंस्वकृतंकर्मशुभंवायदिवाऽशुभम् ॥६॥ प्रारब्धंसर्वथैवाऽत्रजीवस्यवि धिनिर्मितम् ॥ देवक्युवाच ॥ स्वामिन्पूर्वंकृतंकर्मभोक्तव्यंसर्वथानृभिः ॥७॥ तीर्थैस्तपोभिर्दानैर्वाकिंनयातिक्षयंहितत् ॥ लिखितोधर्मशास्त्रेषुप्रा यश्चित्तविधिर्नृप ॥८॥पूर्वार्जितानांपापानांविनाशायमहात्मभिः ॥ ब्रह्महाहेमहारीचसुरापोगुरुतल्पगः ॥९॥ द्वादशाब्दव्रतेचीर्णेशुद्धिंयातियत स्ततः॥मन्वादिभिर्यथोद्दिष्टंप्रायश्चित्तंविधानतः ॥१०॥ तथाकृत्वानरःपापान्मुच्यतेवानवाऽनघ ॥ विगीतवचनास्तेकिंमुनयस्तत्त्वदर्शिनः ॥ ॥११॥ याज्ञवल्क्यादयःसर्वेधर्मशास्त्रप्रवर्तकाः ॥ भवितव्यंभवत्येवयद्येवंनिश्चयःप्रभो ॥ १२ ॥ आयुर्वेदःसमिथ्यैवमंत्रवादास्तथाऽखिलाः ॥ उद्यमस्तुवृथासर्वमेवंचेद्दैवनिर्मितम् ॥ १३ ॥

विषयका अनुमोदन करो । देवकी बोली हे स्वामिन् ! मनुष्योंको अवश्यही पूर्वकृतकर्मोंका फल भोगना होताहै॥ ७ ॥किन्तु वह क्या तीर्थवास,तपस्या अथवा दानसे वह पापध्वंस नहीं होता, महात्मा महर्षिगणोंने धर्मशास्त्रमें पूर्वार्जित पापविनाशके निमित्त प्रायश्चित्तकी विधि कही है ॥ ८ ॥ ब्रह्मघाती, सुवर्ण चुराने वाले, मदिरा पीनेवाले और गुरुकी स्त्रीका हरण करनेवाले इत्यादि पातकी ॥ ९ ॥ द्वादशवार्षिक व्रतका अनुष्ठान करनेसे शुद्ध होते हैं, मनु इत्यादि मुनियोंने जिस प्रकारसे प्रायश्चित्त विधान किया है ॥ १० ॥ यदि मनुष्यगण उसीके अनुसार क्रियाका अनुष्ठान करे तो क्या पापसे मुक्त न हों ? यदि प्रायश्चित्तको शुद्धिका कारण स्वीकार न किया जाय तो क्या धर्मशास्त्रके प्रवर्त्तक याज्ञवल्क्यादि तत्त्वदर्शी महार्षिगणोंके वचनको मिथ्या और गर्हित कहैं।हे प्रभो।जो भवितव्य अर्थात् होनहारहै वह अवश्यही होगा ॥११॥ १२ ॥ यह यदि निश्चितही है तो सम्पूर्ण आयुर्वेद और मंत्रवाद मिथ्या हुआ जाता है, यदि सम्पूर्ण कार्यही दैव संघटित

हैं तो किसी उद्यमसे कोईभी फललाभ नही होता, अतएव उन सबको ही वृथा मानना होगा ॥ १३ ॥ और जो भवितव्य है वही होगा. यदि यह बात स्वीकार कीजाय तो कर्ममें प्रवृत्ति और अग्निष्टोमादि स्वर्गसाधक सब यज्ञ निरर्थक हुए जाते हैं ॥ १४ ॥ विचार करके देखो, यदि दैवकीही प्रवलता स्वीकार की जाय तो परमेश्वरके कहे सम्पूर्ण वेदही मिथ्या हुए जाते है यदि वेदका प्रमाण मिथ्या हो तो धर्मकाभी नाश क्यों न होगा ? ॥ १५॥ जब कि उद्यम करने सेही फलसिद्धि प्रत्यक्ष देखी जाती है तो कार्यसाधनके लिये विचारपूर्वक किसी उपायका अवलम्बन चाहिये॥ १६॥ अतएव जिससे मेरे सद्योजात बालकका मंगल हो, विचार करके इसका कोई अच्छा उपाय स्थिर करो. पंडितगण कहते है कि, यदि किसी जीवकी रक्षा इत्यादि मंगलाकांक्षासे कदाचित् झूठ बोले ॥ १७ ॥ तो वह दोषमें

भवितव्यंभवत्येवप्रवृत्तिस्तुनिरर्थिका॥अग्निष्टोमादिकंव्यर्थंनियतंस्वर्गसाधनम् ॥ १४॥ यदातदाप्रमाणंहिवृथैवपरिभाषितम्। वितथेतत्प्रमाणेतु धर्मोच्छेदःकुतोनहि॥१५॥उद्यमेचकृतेसिद्धिःप्रत्यक्षेणैवसाध्यते॥तस्मादत्रप्रकर्तव्यःप्रपंचश्चित्तकल्पितः।१६। यथायंबालकःक्षेमंप्राप्नोतिममपु त्रकः॥मिथ्यायदिप्रकर्तव्यवचनंशुभमिच्छता॥ १७॥नतत्रदूषणंकिंचित्प्रवदंतिमनीषिणः॥वसुदेवउवाच॥निशामयमहाभागेसत्यमेतद्ब्रवीमिते॥ ॥१८॥उद्यमःखलुकर्तव्यःफलंदैववशानुगम् ॥ त्रिविधानीहकर्माणिसंसारेत्रपुराविदः॥१९॥प्रवदंतीहजीवानांपुराणेष्वागमेषुच॥संचितानिच जीर्णानिप्रारब्धानिसुमध्यमे ॥ २० ॥ वर्तमानानिवामोरुत्रिविधानीहदेहिनाम् ॥ शुभाशुभानिकर्माणिबीजभूतानियानिच॥२१॥बहुजन्मस मुत्थानिकालेतिष्ठंतिसर्वथा ॥ पूर्वदेहंपरित्यज्यजीवःकर्मवशानुगः ॥२२ ॥ स्वर्गंवानरकंवाऽपिप्राप्नोतिस्वकृतेनवै ॥ दिव्यंदेहंचसंप्राप्ययात नादेहमथजम ॥ २३ ॥ भुनक्तिविविधान्भोगान्स्वर्गेवानरकेऽथवा ॥ भोगांतेचयदोत्पत्तेःसमयस्तस्यजायते ॥ २४ ॥

नहीं गिना जाता यह महात्माओंका कथन है । वसुदेवजी बोले हे महाभागे ! मैं तुमसे सत्यका विषय कहता हूं सुनो ॥ १८॥यद्यपि उद्यम मनुष्यको अवश्यकर्तव्य है, किन्तु उसका फल दैवके अधीन जानना चाहिये। पुरातन तत्त्ववादी इस संसारमें तीन प्रकारके कर्म कहते हैं ॥ १९ ॥ पुराण और आगम ( शास्त्र ) में कहा है कि इस संसारमें जीवोंके कर्म तीन प्रकार है हे सुमध्यमे ! पूर्वकृत संचित कर्म, प्रारब्धकर्म ॥ २०॥ और वर्तमान अनेक जन्मोके किये बीजस्वरूप जो शुभाशुभ ( अच्छे बुरे ) कर्म हैं ॥ २१ ॥ वह सभी जन्मान्तरोके समयमे अवस्थित रहते है उन कर्मोंके वशीभूत होकरही जीव पूर्वदेह छोड़कर अपने कर्मसे ॥ २२॥ स्वर्ग वा नरक भोगते हैं, जीवगण अपने अपने शुभाशुभ कर्मानुसार पुण्यजनित दिव्यदेह अथवा पापजनित यातनामय देह धारण करके ॥ २३ ॥ स्वर्ग वा नरकमें पुण्यपापसे

उत्पन्न विविधप्रकारके भोग भोग करते हैं. इन कर्मोंके भोगनेपर फिर जब उसके देह धारण करनेका समय आता है॥ २४ ॥तब लिंगदेहके सहित जीवसंज्ञाको प्राप्त होकर जन्मग्रहण करता है। लिंगदेहके आविर्भाव समयमें परमेश्वर जीवके संचित कर्मसमूहसे पारिपक्व कर्मसमूह ॥ २५ ॥ इस जीवमें योजित करते हैं. इस कारण संचित शुभाशुभ कर्मसमूह जीवदेहमे निरन्तर वर्तमान रहते हैं ॥ २६ ॥ हे सुलोचने ! प्रारब्धकर्मका फल जीवोंको अवश्यही भोगना होता है. हे भामिनी ! यथाविधि प्रायश्चित्त अनुष्ठानसे जीवोके वर्त्तमान सब कर्म नष्ट होते हैं ॥२७॥ इसीप्रकार संचित भी और प्रारब्ध भोगद्वाराही क्षय होता है।प्रायश्चित्त वा अन्य किसीप्रकारसे उसका क्षय नहीं होता ॥२८॥ अतएव कंसराजको तुम्हारा यह पुत्र अवश्य देनाचाहिये । हे देवि ! इस संसारमें जिससे लोकनिन्दा वा मिथ्या बात प्रकाशित हो मैं

लिंगदेहेनसहितंजायतेजीवसंज्ञितम् ॥ तदैवसंचितेभ्यश्चकर्मभ्यःकर्मभिःपुनः ॥ २५ ॥ योजयत्येवतंकालंकर्माणिप्राकृतानिच ॥ देहेनानेन भाव्यानिशुभानिचाऽशुभानिच ॥ २६ ॥ प्रारब्धानिचजीवेनभोक्तव्यानिसुलोचने ॥ प्रायश्चित्तेननश्यंतिवर्तमानानिभामिनि ॥ २७ ॥ संचितानितथैवाऽशुयथार्थविहितेनच ॥ प्रारब्धकर्मणांभोगात्संक्षयोनान्यथाभवेत् ॥ २८ ॥ तेनायंतेकुमारोवैदेयःकंसायसर्वथा ॥ नमिथ्यावचनंमेऽस्तिलोकनिंदाऽभिदूपितम् ॥ २९ ॥ अनित्येऽस्मिंस्तुसंसारेधर्मसारेमहात्मनाम् ॥ दैवाधीनंहिसर्वेषांमरणंजननंतथा ॥ ३० ॥ तस्माच्छोकोनकर्तव्योदेहिनाहिनिरर्थकः ॥ सत्यंयस्यगतंकांतेवृथातस्यैवजीवितम् ॥ ३१ ॥ इहलोकोगतोयस्मात्परलोकःकु तस्ततः ॥ अतोदेहिसुतंसुभ्रुकंसायप्रददाम्यहम् ॥ ३२ ॥ सत्यसंस्तरणाद्देविशुभमग्रेभविष्यति ॥ कर्तव्यंसुकृतंपुंभिःसुखेदुःखेसतिप्रिये॥३३॥ "सत्यसंरक्षणाद्देविशुभमेवभविष्यति ॥" व्यासउवाच ॥ इत्युक्तवतिकांतेसादेवकीशोकसंयुता ॥ ददौपुत्रंप्रसूतंचवेपमानामनस्विनी ॥३४॥

कभी वह नहीं करूंगा ॥ २९ ॥ इससे तुम सत्यकी रक्षा करके हाथमें कुमारको समर्पण करो । हे देवकी ! इस असार संसारमें धर्मही सार वस्तु है महात्मालोगोंका जीवन मरण दैवके अधीन हैं ॥ ३० ॥ इसकारण जीवोको निरर्थक शोकप्रकाश करना कभी कर्त्तव्य नहीं है; हे जीवनाधिके ! अधिक क्या कहूं ? जिसका सत्य नष्ट होजाताहैं उसका जीवनही वृथा है ॥ ३१ ॥ हे सुभ्रु । जिसका यह लोक नष्ट हुआ इससे फिर परलोकका क्या कार्य साधित हो सका है कहो ? अतएव हे देवि ! बालकको दो, मैं कंसके हाथमें इसको समर्पण करूं ॥ ३२ ॥ हे प्रिये ! सत्यपार होनेपर फिर अवश्यही हमारा मंगल होगा, जिस स्थानमें जीवका सुखदुःख निश्चित रहताहै, उस स्थानमें सुकृत साधन ही उचित है॥ ३३॥ "सत्यकी रक्षा करनेसे अवश्य ही शुभ फल होगा, इसमे संदेह नहीं"

॥ इति श्रीमद्देवीभागवतमाहात्म्यं भाषाटीकासमेतं समाप्तम् ॥

हे महाराज ! हृदयमें इष्टदेवताका ध्यान करते करते उसको दशहजार वर्ष पूर्ण हुए, तब सर्वलोकपितामह ब्रह्माजी उसपर संतुष्ट हुए ॥ ६ ॥ चतुराननने हंसपर चढ उस स्थानमें आकर महिपासुरसे कहा हे धर्मात्मन् ! तुम अपने अभिलषित वरकी प्रार्थना करो,मैं वही दूंगा ॥ ७॥ महिषने कहा हे प्रभो! कमलयोने ! मैं अमर होनेकी वासना करता हूं,अतएव हे देवदेव पितामह ! जिससे मुझको मृत्युका भय न रहे आप वही कीजिये॥ ८॥ब्रह्माजीने कहा हे महिप ! उत्पत्ति होनेपर मरण और मरण होनेपर उत्पत्ति,यही जीवगणोंका सनातन धर्म है अतएव जन्म लेनेसे मृत्यु और मृत्यु होनेपर जन्म अवश्यही होगा. इसमें संदेह नहीं॥ ९॥हे दानवपते! अधिक क्या? कालसे महागिरि,महासागर और संपूर्ण प्राणीगण सर्वथा विलीन होंगे॥ १०॥हे महीपाल तुम साधु हो,अतएव अमर होनेके अतिरिक्त तुम्हारे मनमें जो

वर्षाणामयुतंपूर्णंचिंतयन्हृदिदेवताम् ॥ तस्यतुष्टोमहाराजब्रह्मालोकपितामहः ॥ ६ ॥ तत्राऽऽगत्याऽब्रवीद्वाक्यंहंसारूढश्चतुर्मुखः ॥ वरंवरय धर्मात्मन्ददामितववांछितम् ॥ ७ ॥ महिपउवाच ॥ अमरत्वंदेवदेववांछामिद्रुहिणप्रभो ॥ यथामृत्युभयंनस्यात्तथाकुरुपितामह ॥ ८ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ उत्पन्नस्यध्रुवंमृत्युर्ध्रुवंजन्ममृतस्यच ॥ सर्वथामरणोत्पत्तीसर्वेषांप्राणिनांकिल ॥ ९ ॥ नाशःकालेनसर्वेषांप्राणिनांदैत्यपुंगव ॥ महामहीधराणांचसमुद्राणांचसर्वथा ॥ १० ॥ एकंस्थानंपरित्यज्यमरणस्यमहीपते ॥ प्रब्रूहितंवरंसाधोयस्तेमनसिवर्तते॥ ११॥महिषउवाच॥ नदेवान्मानुषाद्दैत्यान्मरणंमेपितामह ॥ पुरुषान्नचमेमृत्युर्योषामांकाहनिष्यति ॥ १२ ॥ तस्मान्मेमरणंनूनंकामिन्याःकुरुपद्मज ॥ अबलाहं तमांहंतुंकथंशक्ताभविष्यति ॥ १३ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ यदाकदाऽपिदैत्येंद्रनार्यास्तेमरणंध्रुवम् ॥ ननरेभ्योमहाभागमृतिस्तेमहिषाऽसुर ॥ १४ ॥ व्यासउवाच ॥ एवंदत्त्वावरंतस्मैययौब्रह्मानिजाऽऽलयम् ॥ सोऽपिदैत्यवरःप्रापनिजंस्थानंमुदान्वितः ॥ १५ ॥ राजोवाच ॥ महिषःकस्यपुत्रोऽसौकथंजातोमहाबली ॥ कथंचमाहिषंरूपंप्राप्तंतेनमहात्मना ॥ १६ ॥

अभिलाषा हो सो कहो मैं वही प्रदान करूंगा ॥ ११ ॥ महिपने कहा हे पितामह ! देव दानव और मनुष्य जाति पुरुषसे मेरी मृत्यु नहीं होवे स्त्रियोंको मैं गिनता नहीं अबलाओंमें कोई मुझको नहीं मारसक्ती ॥ १२ ॥ अतएव हे पद्मयोने ! कामिनीसेही मेरी मृत्यु स्थिर कीजिये,कामिनियोंका बल बहुत थोडा है अतएव वह मुझको किसप्रकार मारनेमें समर्थ होंगी ? ॥ १३ ॥ पितामहने कहा हे दानवेन्द्र ! किसी समय नारीसेही अवश्य तुम्हारी मृत्यु होगी, किसी पुरुपजातिसे तुमको मृत्युका भय नहीं है। हे महिष ! तुमने सौभाग्यशाली होनेसेही यह वर प्राप्त किया ॥ १४ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! ब्रह्माजी उसको इसप्रकार वर देकर अपने स्थानमें चले आये और वह दानवेन्द्रभी हर्षसहित अपने स्थानको चलागया ॥ १५ ॥ राजाने कहा हे भगवन्! महाबल महिषा

सुर किसका पुत्र था? किसप्रकार जन्मग्रहण किया ? और किसप्रकार उसने महात्मा होकर भी महिष देह प्राप्त किया ? ॥ १६ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! रंभ और करम्भनामक दनुके दो पुत्र हुए. यह श्रेष्ठ दानवयुगल भूमण्डलमें विख्यात है॥ १७॥हे महाराज ! उनके पुत्र नहीं हुआ. सुतरां अभिलषित पुत्रकी कामनासे वह पंचनदके पवित्रजलमें जाय अनेक वर्षपर्यन्त तपस्या करनेलगे॥ १८॥इनमें करम्भ जलमें निमग्न होकर महत्तपस्याके अनुष्ठानमें निरत हुआ और रम्भ यक्षिणीका स्थान रसालवटवृक्षअवलम्बनपूर्वक अग्निकी आराधना करने लगा॥ १९॥रंभ पंचाग्निसाधनामें निरत हुआहै. शचीपति यह वृत्तान्त जान दुःखित चित्त हो दोनों दानवोंके समीप गये॥ २०॥वासवने पंचनदमें जाय कुंभीर(ग्राह)रूप धारणपूर्वक करम्भदानवके दोनों पैर पकड उसका विनाश किया ॥ २१॥ वृत्रनिपूदन वासवने

व्यासउवाच ॥ दनोःपुत्रौमहाराजविख्यातौक्षितिमंडले ॥ रंभश्चैवकरंभश्चद्वावास्तांदानवोत्तमौ ॥१७॥ तावपुत्रौमहाराजपुत्रार्थंतेपतुस्तपः॥ बहून्वर्षगणान्कामंपुण्येपंचनदेजले ॥ १८ ॥ करंभस्तुजलेमग्नश्चकारपरमंतपः ॥ वृक्षंरसालवटंप्राप्यसरंभोऽग्निमसेवत ॥ १९ ॥ पंचाग्निसाधनासक्तःसरंभस्तुयदाऽभवत् ॥ ज्ञात्वाशचीपतिर्दुःखमुद्ययौदानवौप्रति ॥ २० ॥ गत्वापंचनदेतत्रग्राहरूपंचकारह ॥ वासवस्तुकरंभंतंतदाजग्राहपादयोः ॥२१॥ निजघानचतंदुष्टंकरंभंवृत्रसूदनः ॥ भ्रातरंनिहतंश्रुत्वारंभःकोपंपरंगतः ॥ २२ ॥ स्वशीर्षंपावकेहोतुमैच्छच्छित्त्वाकरेणह॥केशपाशेगृहीत्वाऽऽशुवामेनक्रोधसंयुतः ॥२३॥ दक्षिणेनकरेणोग्रंगृहीत्वाखड्गमुत्तमम् ॥ छिनत्तिशीर्षंतत्तावद्वह्निनाप्रतिबोधितः ॥२४॥ उक्तश्चदैत्यमूर्खोऽसिस्वशीर्षंछेत्तुमिच्छसि ॥ आत्महत्याऽतिदुःसाध्याकथंत्वंकर्तुमुद्यतः ॥ २५ ॥ वरंवरयभद्रंतेयस्तेमनसिवर्तते ॥ माम्रियस्वमृतेनाऽद्यकिंतेकार्यंभविष्यति ॥२६॥ व्यासउवाच॥तच्छ्रुत्वावचनंरंभःपावकस्यसुभाषितम्॥ ततोऽब्रवीद्वचोरंभस्त्यक्त्वाकेशकलापकम् ॥२७॥

उसीप्रकार दुष्ट करंभको मारा रम्भ भ्राताकी मरणवार्त्ता सुनकर अत्यन्त कुपित हुआ ॥ २२ ॥ तब रंभने क्रोधसे तत्काल वामहस्तमें केश ग्रहणपूर्वक अपना मस्तक छेदन करके अग्निमें होम करनेकी अभिलापा की ॥२३॥फिर दक्षिण हाथमें तीक्ष्ण खड्ग लेकर जैसेही मस्तक काटनेमें उद्यत हुआ. उसी समयमें अग्निने उसको ज्ञान दानपूर्वक निषेध करके कहा॥ २४॥रे मूर्ख दानव ! तू अपना मस्तक छेदन करनेकी अभिलापा करता है ? आत्महत्या अतिदुष्कर्म है, किसी प्रकार उससे छूटनेका उपाय नहीं है,अतएव ऐसे कार्यमें क्यों उद्यत हुआ है?॥ २५॥ तू इस समय प्राणत्याग मत करै, मरनेसे तेरा क्या कार्य सिद्ध होगा ? अतएव तू अपने मनका अभिलषित वर मांग,मंगल होगा॥ २६॥व्यासजी बोले हे महाराज! पावकके यह मधुर वचन सुनकर रंभने केशसमूह त्याग,करके कहा ॥ २७ ॥

हे देवेश ! यदि आप संतुष्ट हुए हैं तो मुझको अभिलषित वरप्रदान कीजिये, जिससे त्रैलोक्यविजयी शत्रुवलविनाशक मेरे एक पुत्र हो ॥२८॥ वह पुत्र सबप्रकार देव, दानव और मनुष्यसे अजय महावीर्यवान् कामरूपी और सबसे सन्मानित हो ॥ २९ ॥ पावकने कहा हे महाभाग ! तुमको वांछित पुत्र प्राप्त होगा अतएव मरनेकी इच्छा छोड दो ॥ ३० ॥ हे महाभाग रंभ ! तुम जिस स्त्रीकी इच्छा करोगे, उससेही तुम्हारे अधिक बलवान् पुत्र होगा, इसमें सन्देह नहीं ॥ ३१ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! उस दानवश्रेष्ठ रंभने अग्निका मनोरंजन वचनसुन उनको प्रणामकर ॥ ३२॥ यक्षगणोसे परिवृत शोभायमान रमणीय स्थानमें प्रस्थान किया, तब एक सुदृश्य मत्तमहिषी 'दानवश्रेष्ठके दृष्टिगोचर हुई' फिर उसने अन्य रमणी परित्यागपूर्वक उससेही रमण करनेकी अभिलाषा की । महिषीने भी सहर्ष हो समागमकी वासनासे तत्काल उसकी कामना करी ॥ ३३ ॥ ३४॥ रंभके भी भवितव्यताके वश हो उससे संगम करनेपर महिषी उसके वीर्यसे गर्भवती हुई

यदितुष्टोऽसिदेवेशदेहिमेवांछितंवरम् ॥ त्रैलोक्यविजयीपुत्रःस्यान्नःपरबलार्दनः ॥ २८ ॥ अजेयःसर्वथासस्याद्देवदानवमानवैः ॥ कामरूपी महावीर्यःसर्वलोकाभिवंदितः ॥ २९ ॥ पावकस्तंतथेत्याहभविष्यतितवेप्सितम् ॥ पुत्रस्तवमहाभागमरणाद्विरमाऽधुना ॥ ३०॥ यस्यांचित्तं तुरंभत्वंप्रमदायांकरिष्यसि ॥ तस्यांपुत्रोमहाभागभविष्यतिबलाऽधिकः ॥ ३१ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तोवह्निनारंभोवचनंचित्तरंजनम् ॥ श्रुत्वाप्रणम्यप्रययौवह्निंतंदानवोत्तमः ॥३२॥ यक्षैःपरिवृतंस्थानंरमणीयंश्रियान्वितम् ॥ दृष्टाचक्रेतदाभावंमहिष्यांदानवोत्तमः ॥३३॥ मत्तां यांरूपपूर्णांयांविहायान्यांचयोषितम् ॥ सासमागाच्चतरसाकामयंतीमुदान्विता ॥ ३४ ॥ रंभोऽपिगमनंचक्रेभवितव्यप्रणोदितः ॥ सातुगर्भ वतीजातामहिषीतस्यवीर्यतः ॥ ३५ ॥ तांगृहीत्वाऽथपातालंप्रविवेशमनोहरम् ॥ महिषेभ्यश्चतांरक्षन्प्रियामनुमतांकिल ॥ ३६ ॥ कदाचिन्म हिषश्चान्यःकामार्तस्तामुपाद्रवत् ॥ स्वयमागत्यतंहंतुंदानवःसमुपाद्रवत् ॥ ३७ ॥ स्वरक्षार्थंसमागम्यमहिषंसमताडयत् ॥ सोऽपितंनिजघा नाऽऽशुश्रृंगाभ्यांकाममोहितः॥३८ ॥ ताडितस्तेनतीक्ष्णाभ्यांश्रृंगाभ्यांहृदयेभृशम् ॥ भूमौपपाततरसाममारचविमूर्छितः ॥ ३९ ॥ मृतेभर्तरि सादीनाभयार्ताविद्रुताभृशम् ॥ सावेगात्तंवटंप्राप्ययक्षाणांशरणंगता ॥ ४० ॥

॥ ३५ ॥ दानवने भी मनोगत प्रियतमाकी रक्षा करनेके लिये उसको लेकर मनोहर पातालपुरमे प्रवेश किया॥ ३६॥ अनन्तर किसीसमय अन्य एक महिषने कामसे पीडित होकर उक्त महिषीको अक्रमण किया तब दानव स्वयं उपस्थित होकर उसका विनाश करनेमें उद्यत हुआ ॥ ३७ ॥ दानवने अपनी पत्नीकी रक्षा करनेके निमित्त वेगसहित आनकर उस महिषको आघात किया फिर उस काममोहित महिषनेभी तत्काल सिंगोसे रंभपर आघात किया ॥३८॥ महिषने दोनो तीक्ष्ण सींगोसे उसके हृदयमे ऐसा दारुण प्रहार किया कि, रम्भ उसके आघातसे सहसा पृथ्वीतलमें गिरकर मूर्च्छित और अन्तमें मृत्युको प्राप्त हुआ ॥ ३९ ॥ स्वामीकी मृत्यु होनेपर महिषी कातर हो भयसे तत्काल भाग गई वह शीघ्रतासहित जाय वटवृक्षके समीप यक्षगणोके शरणागत हुई ॥ ४० ॥

किन्तु वह कामातुर महिष बलवीर्यके मदसे उद्धत हो महिषीकी कामना करता हुआ उसके पीछे पीछे दौडा ॥ ४१ ॥ यक्षोंने देखा कि महिषी भयके कारण कातर होकर दीनभावसे अत्यन्त रोदन करतीहै और कामवृत्तिको चरितार्थ करनेको इच्छासे महिष उसके पीछे दौड रहा है, यह देख यक्षगण महिषीकी रक्षा करनेकेलिये आये ॥ ४२ ॥ महिषके संग यक्षोंका घोरतर संग्राम उपस्थित हुआ, फिर महिष उनके बाणोंसे आहत होकर सहसा पृथ्वीमें गिरगया ॥ ४३ ॥ रम्भ यक्षोंका परम प्रिय पात्र था. इसकारण उन्होंने उसका देह शुद्ध करनेकी इच्छासे उसका मृतक देह लेकर अग्निमे जलाया पतिको चितामें रखताहुआ देखकर महिषीने उसके सहित पावकमें प्रवेश करनेकी इच्छाकी ॥ ४४ ॥ ४५ ॥ यक्षोंके निवारण करनेपर भी वह साध्वी प्रियतमा पतिको लेकर शिखासमाकुल हुताशनमें प्रविष्टहुई ॥ ४६ ॥

पृष्ठतस्तुगतस्तत्रमहिषःकामपीडितः ॥ कामयानस्तुतांकामीबलवीर्यमदोद्धतः ॥ ४१ ॥ रुदतीसाभृशंदीनादृष्टायक्षैर्भयातुरा ॥ धावमानं चतंवीक्ष्ययक्षास्त्रातुंसमाययुः ॥ ४२ ॥ युद्धंसमभवद्घोरंयक्षाणांचहयाऽरिणा ॥ शरेणताडितस्तूर्णंपपातधरणीतले ॥ ४३ ॥ मृतंरंभंसमानीय यक्षास्तेपरमंप्रियम् ॥ चितायांरोपयामासुस्तस्यदेहस्यशुद्धये ॥ ४४ ॥ महिषीसापतिंदृष्ट्वाचितायांरोपितंतदा ॥ प्रवेष्टुंसामतिंचक्रेपतिनास हपावकम् ॥४५ ॥ वार्यमाणाऽपियक्षैःसाप्रविवेशहुताशनम् ॥ ज्वालामालाकुलंसाध्वीपतिमादायवल्लभम् ॥ ४६ ॥ महिषस्तुचितामध्यात्स मुत्तस्थौमहाबलः ॥ रंभोप्यन्यद्वपुःकृत्वानिःसृतःपुत्रवत्सलः ॥ ४७ ॥ रक्तबीजोऽप्यसौजातोमहिषोऽपिमहाबलः ॥ अभिषिक्तस्तुराज्येऽसौ हयाऽरिरसुरोत्तमैः ॥ ४८ ॥ एवंसमाहिषोजातोरक्तबीजश्चवीर्यवान् ॥ अवध्यस्तुसुरैर्दैत्यैर्मानवैश्चनृपोत्तम ॥ ४९ ॥ इत्येतत्कथितंराजञ्जन्म तस्यमहात्मनः ॥ वरप्रदानंचतथाप्रोक्तंसर्वंसविस्तरम्॥५०॥ इति श्रीदेवीभागवतेम० पंचमस्कंधेमहिषाऽसुरोत्पत्तिर्नामद्वितीयोऽध्यायः ॥२॥ व्यासउवाच ॥ एवंसमहिषोनामदानवोवरदर्पितः ॥ प्राप्यराज्यंजगत्सर्वंवशेचक्रेमहाबलः ॥ १ ॥

महिषीके मरनेपर तब महाबलवान् महिष मातृगर्भपरित्याग करके चिताके मध्यसे उत्थित हुआ, फिर रम्भ भी पुत्रके प्रति वात्सल्यके कारण रूपान्तर धारण करके बहिर्गत हुआ ॥ ४७॥ रम्भ रूपान्तरको प्राप्त होकर रक्तबीज नामसे विख्यात हुआ तिसके पुत्र महाबलवान् दानवने इसप्रकार जन्म ले महिष ग्रहण किया तब प्रधान प्रधान दानवोंने महिषको राज्यमे अभिषिक्त किया॥ ४८॥हे नृपवर ! महावीर्यवान् रक्तबीज और महिषदानव इसप्रकार जन्मग्रहण करके देवता दानव और मनुष्यगणोंसे अवध्य हुएथे ॥ ४९ ॥ हे राजन् ! यह मैने तुमसे उस महात्मा महिषदानवका जन्म और उसके वरलाभका वृत्तान्त संपूर्ण विस्तारसहित वर्णनकिया ॥५०॥इतिश्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कन्धेभाषाटीकायांद्वितीयोऽध्यायः॥ २॥ व्यासजीबोले उसबलदर्पित महाबलवान् महिषासुरने राज्यलाभ करके सम्पूर्ण

जगत्को अपने वशमें कर लिया॥ १ ॥महिषासुर जब बाहुबलसे सागरसहित भूमण्डलको जीतकर शासन करने लगा, तिसकाल उस राज्यमें छत्रधारी दूसरे किसी राजा वा वैरियोंका गर्व तथा किसी भयका कारण नहीं था ॥ २ ॥ तिस समय अतीव वीर्यवान् मदोद्धत चिक्षुर उसके सेनापतिकार्यमे नियुक्त था और ताम्र बहुसंख्यक सेनाके सहित धनकी रक्षामें नियोजित हुआ॥ ३ ॥असिलोमा, बिडाल, उदर्क, बाष्कल, त्रिनेत्र और कालबंधक इत्यादि बलदर्पित॥ ४ ॥सेनानायक दानव लोग तिसकाल अपनी२सेनासहित सागरसहित समृद्धिशाली पृथ्वीमंडलको आवृत करके वास करने लगे. हे राजन् ! जिन सब पराक्रान्त राजाओंने क्षत्रियधर्मके अनुसार पलायन न करके युद्ध किया, महिषने उनको निहत किया और उनमे बचेहुए पुरातन महीपालोंको करद किया अर्थात् उनसे कर लेनेलगा॥ ५॥ पृथ्वीम

पृथिवींपालयामाससागरांतांभुजार्जिताम् ॥ एकच्छत्रांनिरातंकांवैरिवर्गविवर्जिताम् ॥ २ ॥ सेनानीश्चिक्षुरस्तस्यमहावीर्योमदोत्कटः ॥ धनाध्यक्षस्तथाताम्रःसेनाऽयुतसमावृतः ॥ ३ ॥ असिलोमातथोदर्कोबिडालाख्यश्चबाष्कलः ॥ त्रिनेत्रोऽथतथाकालबंधकोबलदर्पितः ॥४ ॥ एतेसैन्ययुताःसर्वेदानवामेदिनींतदा ॥ आवृत्यसंस्थिताःकाममृद्धांसागरमेखलाम् ॥५॥ करदाश्चकृताःसर्वेभूमिपालाःपुरातनाः ॥ निहतायेबलोदग्राःक्षात्रधर्मव्यवस्थिताः॥६॥ब्राह्मणावशगाजातायज्ञभागसमर्पकाः ॥महिषस्यमहाराजनिखिलेक्षितिमंडले ॥७॥ एकातपत्रंतद्राज्यंकृत्वासमहिषासुरः ॥ स्वर्गजेतुंमनश्चक्रेवरदानेनगर्वितः ॥ ८ ॥ प्रणिधिंप्रेषयामासहयारिस्तुशचीपतिम् ॥ ससंदेशहरंशीघ्रमाहूयोवाचदैत्यराट् ॥ ९ ॥ गच्छवीरमहाबाहोदूतत्वंकुरुमेऽनघ ॥ ब्रूहिशक्रंदिवंगत्वानिःशंकःसुरसन्निधौ ॥ १० ॥ मुञ्चस्वर्गंसहस्राक्षयथेष्टंगच्छमाचिरम् ॥ सेवांवाकुरुदेवेशमहिषस्यमहात्मनः ॥ ११ ॥ सत्वांसंरक्षयेन्नूनंराजाशरणमागतम् ॥ तस्मात्त्वंशरणंयाहिमहिषस्यशचीपते ॥ १२॥ नोचेद्वज्रंगृहाणाऽऽशुयुद्धायबलसूदन ॥ पूर्वैर्जितोऽसिचाऽस्माकंजानामितवपौरुषम् ॥ १३ ॥

ण्डलके ब्राह्मणलोग महिषके वशीभूत होकर उसको यज्ञभाग देने लगे ॥ ६ ॥ ७ ॥ इसप्रकार भूमण्डलमे महिषका राज्य हुआ एक छत्र राज्य करके भी महिषने वरलाभसे गर्वित होकर स्वर्गका राज्य जीतनेकी इच्छाकी ॥८॥ तब दानवराज महिषने शचीपतिके निकट दूत भेजनेका निश्चय कर शीघ्रवार्त्तावाहकको बुलाकर कहा ॥९॥ कि तुम सत्यनिष्ठ वीर हो, अतएव तुम मेरा दूतकार्य करो, तुम निःशंक चित्तसे सुरालयमें जाय देवताओंके समीप इन्द्रसे कहो कि ॥ १० ॥ हे सहस्रलोचन ! तुम स्वर्ग छोडकर जहां तुम्हारी इच्छा हो वहां चले जाओ, अब विलम्ब मत करो. अथवा महात्मा महिषकी सेवा करो ॥ ११ ॥ वह राजा है इसकारण तुम्हारे शरणागत होनेपर अवश्यही तुम्हारी रक्षा करेगे. अतएव हे शचीनाथ ! तुम महिषका आश्रय ग्रहण करो ॥ १२ हे बलसूदन ! यदि ऐसा करनेकी तुम्हारी

इच्छा न हो तो शीघ्र युद्धके लिये वज्र ग्रहण करो. तुम मेरे पूर्वपुरुषोंसे पराजित हुए थे अतएव मैं तुम्हारे पुरुषत्वको जानता हूं ॥ १३ ॥ हे सुरपते ! तुम अहल्याके जार हो सुतरां तुम्हारा बल स्त्री आकर्षणमें ही उपयुक्त है यह मै भलीभांति जानता हूं इससे यदि इच्छा हो तो युद्ध करो नहीं तो राज्यत्याग करके जहां तुम्हारी इच्छा हो वहां चले जाओ॥१४॥व्यासजी बोले हे नृपवर ! दानवके दूतने सुरपतिके निकट उपस्थित होकर महिषासुरके कहे सब वचन कहे तब शक्रने उसके वचनसे कुपित हो कुछेक हँसकर कहा॥१५॥रे निर्बोध ! तू मदके गर्वसे दर्पित हुआ है इसीसे मुझको नहीं जानता, अतएव तेरे प्रभु महिषासुरको इस रोगकी औषधी शीघ्रही प्रदान करूंगा ॥१६॥ अब इसको समूल निर्मूल करूंगा नीतिके जाननेवाले पुरुष दूतको नहीं मारते, मैं इसीकारण तुझको छोडता हूं अतएव हे दूत ! मै तुझसे जोकहताहूं,दुरात्मा महिषासुरके पास जाकर वह सब कह दे । हे महिषीपुत्र । यदि तुझे युद्धकी वासना हुई है तो शीघ्र आ ॥१७॥१८॥ हे महिष!

अहल्याजारविज्ञातंबलंतेसुरसंघप ॥ युध्यस्ववज्रवाकामंयत्रतेरमतेमनः ॥ १४ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यशक्रःक्रोधसमन्वितः॥
उवाचतंनृपश्रेष्ठस्मितपूर्वंवचस्तदा ॥ १५ ॥ नजानेऽहंसुमंदात्मन्यतस्त्वंमददर्पितः ॥ चिकित्सांसंकरिष्यामिरोगस्याऽस्यप्रभोस्तव ॥१६॥
अतःपरंकरिष्यामिमूलस्याऽस्यनिमूलनम् ॥ गच्छदूततथाब्रूहितस्याऽग्रेममभाषितम् ॥ १७ ॥ शिष्टैर्दूतानहंतव्यास्तस्मात्त्वांविसृजाम्यहम्॥
युद्धेच्छाचेत्समागच्छत्वरितोमहिषीसुत ॥ १८ ॥ हयारेत्वद्बलंज्ञातंतृणादस्त्वंजडाकृतिः ॥ शृंगयोस्तेकरिष्यामिसुदृढंचशरासनम् ॥१९ ॥
दर्पःशृंगबलात्तेऽस्तिविदितंकारणंमया ॥ विषाणेपरिच्छिद्यत्वातेसंहरिष्यामितद्बलम् ॥ २० ॥ यद्बलेनाऽतिपूर्णस्त्वंजातोऽसिबलदर्पितः ॥
कुशलस्त्वंतदाघातेनयुद्धेमहिषाऽधम ॥ २१ ॥ व्यासउवाच॥इत्युक्तोऽसौसुरेन्द्रेणसदूतस्त्वरितोगतः ॥ जगाममहिषंमत्तंप्रणम्यप्रत्युवाचह ॥
॥ २२ ॥ दूतउवाच ॥ राजन्देवाऽधिपःकामंनत्वांविगणयत्यसौ ॥ मन्यतेस्वबलंपूर्णंदेवसैन्यसमावृतः ॥ २३ ॥ यदुक्तंतेनमूर्खेणकथमन्यद्ब्रवीम्यहम् ॥ प्रियंसत्यंचवक्तव्यंभृत्येनपुरतःप्रभोः ॥ २४ ॥

तू तृणभक्षक और जडाकृति है.अतएव तेरा बल विक्रम हमसे छिपा नहीं है,सुतरां संग्राममें आते ही तेरे सींग लेकर दृढ शरासन बनाऊंगा॥१९॥तू जिन सींगोके बलसेही-दर्प करता है, यह मै भलीभांति जानता हूं. रेमहिषाधम ! तू सींगोंसे ही आघात करनेमें चतुर है युद्धका विषय कुछ भी नहीं जानता. अतएव तू जिन सींगोके बलसे पूर्ण होकर बलका दर्प करता है, मै वही दोनों सींग काटकर तेरा संपूर्ण बलवीर्य नष्ट करूंगा ॥२०॥२१॥ व्यासजी बोले दूत सुरपतिके इसप्रकार वचन सुनकर शीघ्र उस स्थानसे चला फिर प्रमत्त महिषासुर दानवके सन्मुख जाय प्रणाम करके कहने लगा॥२२॥ हे राजन्!देवाधिपति इन्द्रने देवसेनासे परिवेष्टित हो अपनेकोही पूर्ण बलसे युक्त समझा है। आपकी उपयुक्त प्रतिद्वन्द्वीमें गणना नहीं की ॥२३॥प्रभुके सन्मुख भृत्यको प्रिय वा सत्य बातही कहनी चाहिये उस मूर्ख सुरपतिने

जो कहा है वह मैं आपसे किसप्रकार कहूं ? ॥ २४ ॥ विशेष कर हे महाराज ! हिताभिलाषी भृत्य प्रभुके समीप प्रिय और सत्य वचन कहै यह मंगलविधायिनी नीति जागरित रहती है ॥ २५ ॥ यदि केवल तृप्तिकर बातही कहूं तो आपका कार्य नहीं होगा और शुभाभिलाषी भृत्यको कभी परुष वचन कहना भी उचित नहीं है ॥ २६ ॥ हे नाथ ! शक्रके मुखसे जिसप्रकार विषकी समान परुष वचन निकले है वैसे कठोर वचन भृत्यके मुखसे किसप्रकार निकलेंगे ॥ २७ ॥ हे महीपते ! सुरपतिने जैसे वचन कहे हैं मेरी जिह्वा कभी वैसे वचन कहनेमे समर्थ नहीं होगी ॥ २८ ॥ व्यासजी बोले वार्तावहके उक्त प्रकारके हेतुयुक्त वचन सुन तृणभोजी महिष दानव अत्यन्त कुपित हो ॥ २९ ॥ पूंछको पीठमें स्थापन कर मूत्रत्याग करने लगा, फिर क्रोधसे दोनों नेत्र लाल कर दानवोंको बुलाय

प्रियंसत्यंचवक्तव्यंप्रभोरग्रेशुभेच्छुना॥इतिनीतिर्महाराजजागर्तिशुभकारिणी॥२५॥केवलंचेत्प्रियंब्रूयान्नतेकार्यंभविष्यति॥ परुषंचनवक्तव्यंक दाचिच्छुभमिच्छता ॥२६॥ यथारिपुमुखाद्वाचःप्रसरंतिविषोपमाः ॥ तथाभृत्यमुखान्नाथनिःसरंतिकथंगिरः ॥२७॥ यादृशानीहवाक्यानि तेनोक्तानिमहीपते ॥ तादृशानिनमेजिह्वावक्तुमर्हतिकर्हिचित् ॥२८॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यहेतुगर्भंतृणाशनः ॥ भृशंकोपपरीता त्माबभूवमहिषासुरः ॥२९॥ समाहूयाऽब्रवीद्दैत्यान्क्रोधसंरक्तलोचनः ॥ लांगूलंपृष्ठदेशेचकृत्वामूत्रंपरित्यजन् ॥३०॥ भोभोदैत्याःसुरेंद्रोऽसौ युद्धकामोऽस्तिसर्वथा ॥ बलोद्योगंकुरुध्वंवैजेतव्योऽसौसुराधमः ॥ ३१ ॥ मदग्रेकोभवेच्छूरःकोटिशश्चेत्तथाविधाः ॥ नबिभेम्येकतःकामंहनि ष्याम्यद्यसर्वथा ॥३२॥ शूरःशान्तेष्वसौनूनंतपस्विषुबलाधिकः ॥ बलकर्ताहिकुहकोलंपटःपरदारहृत् ॥३३॥ अप्सरोबलसंमत्तस्तपोविघ्नक रःखलः ॥ छिद्रप्रहरणःपापोनित्यंविश्वासघातकः ॥ ३४ ॥

उसने कहा ॥ ३० ॥ हे दानवलोगो ! सुरेन्द्रने युद्धके लिये सब प्रकार निश्चय किया है, अतएव तुम सेना इकठी करो उस सुराधमको जीतना होगा ॥३१॥ मेरी अपेक्षा कौन वीर है ? यदि सुरेन्द्रकी समान करोड करोड वीर आवे तो उनमें मैं किसीका भी भय नहीं करता. हे दानवो!उस सुरपतिको आज सब प्रकारसे निहत करूंगा ॥३२॥ वह इन्द्र केवल शान्त और निरीह पुरुषोंके निकट ही शूर और तपसे कृश हुए तपस्वीगणोंके निकटही बलवान् है,किन्तु मेरे समानके समीप उसमे किसी विक्रमसे प्रकाश करनेकी सामर्थ्य नहीं है वह लंपट है सुतरां अन्यायबलका प्रयोग कर छलसे पराई स्त्रीका हरण करता है ॥६३॥ वह अत्यन्त खल पापपरायण और छिद्रान्वेषी है,नहीं तो अप्सराओंके सौन्दर्यबलसे मत्त होकर तपस्यामें विघ्न उत्पादन क्यो करते ? उसने अत्यन्त विश्वास घातक होनेसे ॥३४॥

प्रथम तो भीत हो अनेकप्रकारसे शपथ करके महात्मा नमुचिके साथ संधि की. फिर अवसर पाय उस दुरात्माने संधि तोडकर कपटता पूर्वक उनको मारा॥ ३५॥ किन्तु वीर्यवान् विष्णु कपटव्यवहारके आचार्य शपथके आकर स्वरूप और अपना गर्व करनेमेंही चतुर और पण्डित हैं वह माया द्वारा इच्छानुसार अनेक रूप धारण करते हैं ॥ ३६ ॥ इन्हीं सब कारणोंसे विष्णुने शूकराकृति होकर हिरण्याक्षको और नृसिंहमूर्ति धारण करके हिरण्यकशिपुको मारा था ॥ ३७ ॥ हे दानवलोगो ! मैं कभी उस विष्णुके वशीभूत नहीं हूंगा. क्योंकि मैं देवताओंका किसी वचन वा कार्यमें मभी विश्वास नहीं करता ॥ ३८ ॥ जब कि अत्यन्त वलवान् रुद्र युद्धके मध्य मेरे प्रतिकूल आचरण करनेमें समर्थ नहीं है, तब इन्द्र वा विष्णु मेरा क्या करेंगे ? ॥ ३९ ॥ मै अभी इन्द्र, वरुण, यम, कुवेर पावक,

नमुचिर्निहतोयेनकृत्वासंधिंदुरात्मना ॥ शपथान्विविधानादौकृत्वाभीतेनच्छद्मना ॥ ३५ ॥ विष्णुस्तुकपटाचार्यःकुहकःशपथाकरः ॥ नानारूपधरःकामंबलकृद्दंभपंडितः ॥ ३६ ॥ कृत्वाकोलाऽऽकृतिंयेनहिरण्याक्षोनिपातितः ॥ हिरण्यकशिपुर्येननृसिंहेनचघातितः ॥ ३७॥ नाऽहंतद्वशगोनूनंभवेयंदनुनंदनाः ॥ विश्वासंनैवगच्छामिदेवानांकुत्रकर्हिचित् ॥ ३८ ॥ किंकरिष्यतिमेविष्णुरिंद्रोवाबलवत्तरः ॥ रुद्रोवाऽपिनमेशक्तःप्रतिकर्तुंरणांगणे ॥ ३९ ॥ त्रिविष्टपंग्रहीष्यामिजित्वेन्द्रंवरुणंयमम् ॥ धनदंपावकंचैवचंद्रसूर्यौविजित्यच ॥ ४० ॥ यज्ञभागभुजःसर्वेभविष्यामोऽद्यसोमपाः ॥ जित्वादेवसमूहंचविहरिष्यामिदानवैः ॥ ४१ ॥ नमेभयंसुरेभ्यश्चवरदानेनदानवाः ॥ मरणंननरेभ्यश्चनारीकिंमेकरिष्यति ॥ ४२ ॥ पातालपर्वतेभ्यश्चसमाहूयवरान्वरान् ॥ दानवान्ममसैन्येशान्कुर्वंतुत्वरिताश्चराः ॥ ४३ ॥ एकोऽहंसर्वदेवेशान्विजेतुंदानवाःक्षमः ॥ शोभार्थंवःसमाहूयनयामिसुरसंगमे ॥ ४४ ॥

चंद्र और सूर्यको पराजित करके स्वर्गका राज्य ग्रहण करूंगा ॥ ४० ॥ देवताओको जीतकर हम सभी यज्ञका भाग ग्रहण और सोमपान करके दानवोसे विहार करेंगे ॥ ४१ ॥ हे दानवगण ! वरलाभके कारण देवताओसे हमको किंचिन्मात्रभी भय नहीं है. विशेषकर पुरुषसे तो मुझको मृत्यु—भय है ही नहीं केवल स्त्रीसे ही मुझको मरनेका भय है, किन्तु स्त्रिये मेरा क्या कर सकेगी ?॥ ४२॥हे दूतलोगो ! अभी पाताल और पर्वतसे प्रधान २ दानवोंको बुलाकर मेरे सेनाध्यक्ष पदमें नियुक्त करो ॥ ४३॥ हे दानवो ! मैं अकेलाही संपूर्ण प्रधान प्रधान देवताओंको पराजित करसक्ता हूं, केवल युद्धकी शोभाके लिये ही तुमको बुलाकर देवता

ओंके संग्राममें लिये जाता हूं ॥ ४४ ॥ वरप्रभावके कारण देवताओसे हमको कोई भय नहीं है. अतएव सींग और खुरोंके प्रहारसेही उनको मारडालेंगे ॥४५॥ सुर, असुर वा दानव सबसेही मैं अवध्य हूं अतएव देवलोकको जीतनेके लिये तुमलोग सज्जित होओ ॥४६॥ हे दानवलोको ! सुरालयको जीत पारिजातकी मालासे विभूषित हो हमलोग देवाङ्गनाओंके संग नन्दनवनमें विहार करेंगे ॥४७॥ हम उस समय कामधेनुके दुग्धपान और सुधापानसे उल्लसित होकर देवता और गंधर्वोंके नृत्य गीत और वाद्य दर्शन तथा श्रवण करेंगे ॥ ४८ ॥ उर्वशी, मेनका, रंभा, घृताची, तिलोत्तमा, प्रमद्वरा, महासेना, मिश्रकेशी, मदोत्कटा ॥ ४९ ॥ विप्रचित्ति इत्यादि नृत्यगीतविशारद स्वर्गकी वेश्याओंसे नानाविध मद्यनिषेवणद्वारा तुम सबका ही चित्त प्रसन्न

शृंगाभ्यांचखुराभ्यांचहनिष्येऽहंसुरान्किल॥नमेभयंसुरेभ्यश्चवरदानप्रभावतः॥४५॥अवध्योऽहंसुरगणैरसुरैर्मानवैस्तथा ॥तस्मात्सज्जाभवंत्व द्यदेवलोकजयायवै ॥४६॥ जित्वासुरालयंदैत्याविहरिष्यामिनंदने ॥ मंदारकुसुमापीडादेवयोपित्समन्विताः ॥४७ ॥ कामधेनुपयोत्सिक्ताः सुधापानप्रमोदिताः ॥ देवगंधर्वगीतादिनृत्यलास्यसमन्विताः ॥ ४८॥ उर्वशीमेनकारंभाघृताचीचतिलोत्तमा ॥ प्रमद्वरामहासेनामिश्रकेशी मदोत्कटा ॥ ४९ ॥ विप्रचित्तिप्रभृतयोनृत्यगीतविशारदाः॥ रंजयिष्यंतिवःसर्वान्नानाऽऽसवनिषेवणैः ॥५०॥ सर्वेसज्जाभवंत्वद्यरोचतांगमनं दिवि॥ संग्रामार्थंसुरैःसार्धंकृत्वामंगलमुत्तमम् ॥५१॥ रक्षणार्थंचसर्वेषांभार्गवंमुनिसत्तमम्॥समाहूयचसंपूज्यस्थाप्ययज्ञेगुरुंपरम् ॥५२॥ व्यासउवाच ॥ इतिसंदिश्यदैत्येन्द्रान्महिषःपापधीस्तदा ॥ जगामत्वरितोराजन्भवनंस्वंमुदान्वितः ॥ ५३ ॥ इतिश्रीदेवीभागवते० पंचमस्कंधेभ गवतीमाहात्म्येदैत्यसैन्योद्योगोनामतृतीयोध्यायः ॥ ३ ॥ व्यासउवाच ॥ गतेदूतेसुरेंद्रोऽपिसमाहूयसुरानथ॥ यमवायुधनाध्यक्षवरुणानिद मूचिवान् ॥ १ ॥ महिषोनामदैत्येंद्रोरंभपुत्रोमहाबलः ॥ वरदर्पमदोन्मत्तोमायाशतविचक्षणः ॥ २ ॥

करूंगा ॥ ५० ॥ अतएव यदि तुम्हारी इच्छा हो तो तुम पवित्र मांगल्य कार्यका अनुष्ठान करके देवताओंके संग संग्राम करनेके लिये अभी सज्जित होओ ॥ ५१ ॥ और दैत्यगुरु मुनिसत्तम भृगुनंदन पवित्रात्मा शुक्राचार्यजीको बुलाय उनकी पूजा करके सब दैत्योंकी रक्षाके लिये विजयकी कामनासे उनको यज्ञ करनेमें नियोजित करो ॥ ५२ ॥ हे राजन् ! पापबुद्धि महिषने उसकाल प्रधान प्रधान दानवोंको इसप्रकार आज्ञा दे प्रसन्न चित्तसे अपने घरमें प्रवेश किया ॥ ५३ ॥ इतिश्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कंधे भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! दानवदूतके चले जानेपर देवराज इन्द्रने यम, वायु, वरुण और कुबेर इत्यादि देवताओंको बुलाकर कहा ॥ १ ॥ हे देवताओ ! रम्भपुत्र महाबलवान्, महिष

इस समय दानवोंका राजा है. विशेषकर वह शतशत मायाओंमें चतुर और वरके दर्पसे दर्पित होरहा है ॥ २ ॥ हे देवताओ ! महिषने स्वर्गकी कामनासे दूत भेजा है. उसके दूतने अभी मेरे निकट आनकर इसप्रकार कहा है ॥ ३ ॥ हे शक्र ! सुरालय त्याग करके जहां तुम्हारी इच्छा हो वहां चले जाओ, अथवा दानवपति महात्मा महिषासुरकी सेवामें तत्पर होओ ॥ ४ ॥ विपक्षके भृत्यकी समान वनेपर दानवपति उसके प्रति कभी कुपित नहीं होते. जब तुम उनकी सेवामे प्रवृत्त होंगे तब वह दयाके वश हो तुम्हारी वृत्ति नियत कर देंगे ॥ ५ ॥ हे देवेश ! यह बात यदि तुम्हें स्वीकार न हो, तो युद्धके लिये स्वयं सेना इकट्ठी करो, इस स्थानसे मेरे लौटते ही दानवपति महिष अभी युद्धके लिये उपस्थित होगा ॥ ६ ॥ दुष्टपति उस दानवका दूत यह अभी कहकर गया है, अतएव हे सुरोत्तमगण ! अब क्या करना चाहिये इस विषयका विचार करो? ॥७॥ हे देववृन्द ! देखो स्वयंबलवान् होनेपर भी शत्रुको दुर्लभ

तस्यदूतोऽद्यसंप्राप्तःप्रेषितस्तेनभोःसुराः॥स्वर्गकामेनलुब्धेनमामुवाचेदृशंवचः॥३॥त्यजदेवालयंशक्रयथेच्छंव्रजवासव ॥ सेवांवाकुरुदैत्यस्य महिषस्यमहात्मनः॥ ४ ॥ दयावान्दानवेंद्रोऽसौसतेवृत्तिंविधास्यति ॥ नतेषुभृत्यभूतेषुनकुप्यतिकदाचन ॥ ५ ॥ नोचेद्युद्धायदेवेशसेनोद्योगं कुरुस्वयम् ॥ गतेमयिसदैत्येंद्रस्त्वरितःसमुपेष्यति ॥ ६ ॥ इत्युक्त्वासगतोदूतोदानवस्यदुरात्मनः ॥ किंकर्तव्यमतःकार्यंचिंतयध्वंसुरोत्तमाः ॥ ७ ॥ दुर्बलोऽपिनचोपेक्ष्यःशत्रुर्बलवतासुराः ॥ विशेषेणसदोद्योगीबलवान्बलदर्पितः ॥ ८ ॥ उद्यमःकिलकर्तव्योयथाबुद्धियथाबलम् ॥ दैवाऽधीनोभवेन्नूनंजयोवाऽथपराजयः ॥९॥ संधियोगोनचात्राऽस्तिखलेसंधिर्निरर्थकः ॥ सर्वथासाधुभिःकार्यंविचार्यचपुनःपुनः ॥१०॥ यानमप्यधुनानैवकर्तव्यंसहसापुनः ॥ प्रेक्षकाःप्रेषणीयाश्चशीघ्रगाःसुप्रवेशकाः ॥ ११ ॥ इंगितज्ञाश्चनिःसंगानिःस्पृहाःसत्यवादिनः ॥ सेनाऽभियोगंप्रस्थानंबलसंख्यांयथार्थतः ॥ १२ ॥

जानकर उपेक्षा करनी उचित नहीं है। विशेष करके जो शत्रु बलवान् बाहुबलसे दर्पित और सर्वदाही उद्यमशील है उसकी तो कभी उपेक्षा न करे ॥ ८ ॥ अपने अपने बल और बुद्धिके अनुसार उद्योग करना एकान्त कर्तव्य है, फिर जीत हो वा हार हो सो नितान्तही दैवके अधीन है ॥ ९ ॥ खलके संग संधि करना निरर्थक है, इसकारण इसके संग संधि करना किसीप्रकार उचित नहीं है. तुमलोग साधु हो और वह दानव अत्यन्त खल है इस कारण वारंवार भलीभांति विचार कर जो अच्छा विचार हो वही करो॥१०॥शत्रुका बलाबल न जानकर सहसा इस समय युद्धयात्रा करना भी अनुचित है अतएव जिसका शत्रुपक्षीय किसीके संग कुछ संबंध नहीं है और जो सहजसेही शत्रुके दलमे प्रवेश कर उसका बलाबल जानले ॥ ११ ॥ ऐसे इङ्गितज्ञ ( चेष्टाके जाननेवाले) सत्यवादी निस्पृह और द्रुत

गामी दूतको भेजना चाहिये. वह सेनाका स्थान उसकी गति और संख्याको ठीक ठीक जानले ॥ १२ ॥ और उनका कौन कैसा वीर है ? उनकी संख्या कितनी है ? यह भी जानकर शीघ्रतासहित यहां लौट आवे; पहिले तो उस दानवपतिकी सैन्यका बलाबल जान ॥ १३ ॥ फिर तत्काल युद्धमें यात्रा करेंगे अथवा दुर्गका आश्रय लेंगे, बुद्धिमान् पुरुषको सर्वदा विचारकर कार्य करना चाहिये, सहसा कोई कार्य करनेसे वह क्लेशदायी होता है ॥ १४ ॥ इसकारण विज्ञपुरुष विचार कर कार्य करै तो सब विषय सुखदायक होते है, सब दानवलोग एक प्राण और एकचित्त है, अतएव उनमें भेदप्रयोग करना किसी प्रकार न्यायसंगत नहीं है ॥ १५ ॥ वे सब एकचित्त है अतएव हमारे दूत वहां जायँ, उनके बलाबलको जान जब यहां आवें, तब उनके मुखसे संपूर्ण वृत्तान्त जानकर विचार पूर्वक ॥ १६ ॥ कार्यतत्पर दानवोके प्रति विधिवत् नीतिका प्रयोग करना चाहिये. नीतिके विरुद्ध कार्य होनेसे ॥ १७॥ वह अज्ञात औषधकी समान सब प्रकार

वीराणांचपरिज्ञानंकृत्वायांतुत्वरान्विताः ॥ ज्ञात्वादैत्यपतेस्तस्यसैन्यस्यचबलाबलम् ॥१३॥ करिष्यामिततस्तूर्णंयानंवादुर्गसंग्रहम्॥ "विचार्यखलुकर्तव्यंकार्यंबुद्धिमतासदा॥" सहसाविहितंकार्यंदुःखदंसर्वथाभवेत् ॥१४ ॥ तस्माद्विमृश्यकर्तव्यंसुखदंसर्वथाबुधैः॥नाऽत्रभेदविधिर्न्याय्योदानवेषुचसर्वथा ॥ १५ ॥ एकचित्तेषुकार्येऽस्मिंस्तस्माच्चारात्रजंतुवै ॥ ज्ञात्वाबलाबलंतेषांपश्चान्नीतिर्विचार्यच ॥१६॥ विधेयाविधिवत्तज्ज्ञैस्तेषुकार्यपरेषुच ॥ अन्यथाविहितंकार्यंविपरीतफलप्रदम् ॥ १७॥ सर्वथातद्भवेन्नूनमज्ञातमौषधंयथा॥व्यासउवाच ॥ इतिसंचिंत्यतैःसर्वैःप्रणिधिःकार्यवेदिनम् ॥ १८ ॥ प्रेषयामासदेवेंद्रःपरिज्ञानायपार्थिवः॥दूतस्तुत्वरितोगत्वासमागम्यसुराधिपम्॥ १९॥ निवेदयामासतदासर्वसैन्यबलाबलम्॥ज्ञात्वातद्बलमुद्योगंतुरापाडतिविस्मितः ॥२०॥ देवानचोदयत्तूर्णंसमाहूयपुरोहितम् ॥ मंत्रंमंत्रविदांश्रेष्ठंचकारत्रिदशेश्वरः ॥२१॥ उवाचांगिरसश्रेष्ठंसमासीनंवरासने ॥ इंद्रउवाच ॥ भोभोदेवगुरोविद्वन्किंकर्तव्यंवदस्वनः ॥ २२ ॥ सर्वज्ञोऽसिसमुत्पन्नेकार्येत्वंगतिरघ्नः ॥ दानवोमहिषोनाममहावीर्योमदान्वितः ॥ २३ ॥

विपरीत फलप्रदान करताहै,इसमें संदेह नहीं, व्यासजी बोले हे राजन् ! सुरपति इन्द्रने देवताओंसे इसप्रकार परामर्श कर कार्यज्ञानके॥ १८॥ संपूर्ण वृत्तान्तको जाननेकी इच्छासे कार्यदक्ष दूतको भेजा, दूतनेभी शीघ्र दानवालयमें जाय, भलीभांति अनुसंधान कर फिर आय सुरपतिमे ॥ १९ ॥ संपूर्ण दानवसैन्यका बलाबल निवेदन किया तब इन्द्र दानवसेनाके उद्योगका विषय जानकर अत्यन्त अचंभेमें हुए ॥ २० ॥ फिर देवताओंको शीघ्र युद्धके उद्योगमे नियोजित कर त्रिदशनाथ मंत्रकुशल पुरोहितको बुलाय परामर्श करने लगे ॥ २१ ॥ आंगिरस श्रेष्ठ बृहस्पतिके उत्तम आसनमे बैठनेपर सुरपतिने पूंछा हे देवगुरो ! इस समय हमको क्या करना चाहिये ॥ २२ ॥ यह मुझसे कहिये ? आप सर्वज्ञ हैं इसकारण आपसे कोई विषय छिपा नहीं है, सम्प्रति जो महिषनामक दानव अत्यन्त पराक्रमशाली

और मदसे गर्वित हुआ है ॥ २३ ॥ वह दानवदलसे युक्त होकर मेरे संग संग्राम करनेको आता है, आप मंत्रविशारद हैं अतएव आप इस समय इसका प्रतिविधान कीजिये ॥ २४ ॥ शुक्राचार्य जिसप्रकार असुरोंके विघ्न हरण करते हैं आपभी हमारे उसी प्रकार विघ्नहर्त्ता हो रहे हैं यह मैं भलीभांति जानताहूं व्यासजी बोले हे राजन् ! बृहस्पतिने वासवका वचन सुन ॥ २५ ॥ कार्यसाधनकी वासनासे मनमें भलीभांति अभिलषित विषयकी आलोचना करके उनसे कहा बृहस्पति बोले हे सुरेन्द्र ! तुम सबके माननीयहो, अतएव धैर्यअवलम्बन करके प्रकृतिमें स्थित होओ॥ २६ ॥ व्यसन उपस्थित होनेसे सहसा धैर्यका त्याग करना उचित नहीं है हे सुराध्यक्ष ! जय वा पराजय सर्वथा दैवकेही अधीनहै ॥ २७॥ इससे बुद्धिमानोंको सर्वदा धैर्यका अवलम्बन करके रहना उचितहै. हे शतक्रतो ! जो होनहार है, वह

योद्धुकामःसमायातिबहुभिर्दानवैर्वृतः ॥ तत्रप्रतिक्रियाकार्यात्वयामंत्रविदाऽधुना ॥ २४ ॥ तेषांशुक्रस्तथात्वंमेविघ्नहर्तासुसंमतः ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंप्राहतुरासाहंबृहस्पतिः ॥ २५ ॥ विचिंत्यमनसाकामंकार्यसाधनतत्परः ॥ गुरुरुवाच ॥ स्वस्थोभवसुरेंद्रत्वंधैर्यमालंब्य मारिष॥२६॥व्यसनेचसमुत्पन्नेनत्याज्यंधैर्यमाशुवै ॥ जयाऽजयौसुराध्यक्षदैवाधीनौसदैवहि ॥२७ ॥ स्थातव्यंधैर्यमालंब्यतस्माद्बुद्धिमतासदा॥ भवितव्यंभवत्येवजानन्नेवशतक्रतो॥२८॥ उद्यमःसर्वथाकार्योयथापौरुषमात्मनः ॥ मुनयोऽपिहिमुक्त्यर्थमुद्यमैकरताःसदा ॥२९॥ दैवाधीनंचजानंतोयोगध्यानपरायणाः॥तस्मात्सदैवकर्तव्योव्यवहारोदितोद्यमः॥३०॥ सुखंभवतुवामावादैवेकापरिदेवना ॥ विनापुरुपकारेणकदाचित्सिद्धिमाप्नुयात् ॥३१॥ अंधवत्पंगुवत्काममनतथामुदमावहेत्॥ कृतेपुरुपकारेऽपियदिसिद्धिर्नजायते॥३२॥नतत्रदूपणंतस्यदैवाधीनेशरीरिणि॥ कार्यसिद्धिर्नसैन्येऽस्तिनमंत्रेनचमंत्रणे ॥ ३३ ॥ नरथेनाऽऽयुधेनूनंदैवाधीनासुराधिप ॥बलवान्क्लेशमाप्नोतिनिर्बलःसुखमश्नुते ॥ ३४ ॥

अवश्यही होगी॥ २८॥ यह निश्चय जानकर सदा अपने पौरुपके अनुरूप उत्साहकरे, संपूर्ण कार्य दैवके अधीन है यह जानकर मुनिलोग मुक्तिलाभकी आशासे एक मात्र उद्योगमेंही निरत रहकर॥ २९॥ योग और ध्यानमें मग्न रहते है, सब दैवाधीन जान्तेहैं अतएव व्यवहारशास्त्रका बताया उद्यम करना अवश्यहै॥ ३०॥ फिर सुख हो वा दुःखहो, दैवविपयमें परिताप अकर्त्तव्यहै, यद्यपि पुरुप कारके विना कभी सिद्धि प्राप्त होजाय अर्थात्॥ ३१॥ अंध और पंगुकी समान कदाचित् सिद्धिलाभ होती है, किन्तु उसमें अत्यन्त हर्पित होना उचित नहीं है, शरीरमात्रही दैवके आधीन है. अतएव पुरुपकारका अवलम्बन करनेसेभी यदि कार्यसिद्धि न हो ॥ ३२ ॥ इसमे पुरुपका कुछ दोप नहीं है कारण कि, शरीर दैवाधीन है. हे सुराधिप ! क्या सैन्य, क्या मंत्र, क्या मंत्रणा॥ ३३ ॥ क्या रथ, क्या आयुध, किसीसे कार्यसिद्धि नहीं होती

केवल दैवके द्वाराही निःसंदेह कार्यसिद्धि होती है.संसार दैवके अधीन है,अतएव बलवान् पुरुष दैवके बलसे ही क्लेश पाता है, दुर्बल पुरुषभी सुखलाभ करता है ॥ ॥ ३४ ॥ बुद्धिमान् पुरुषभी क्षुधित होकर शयन करता है,निर्बुद्धिपुरुष भोगवान् होता है,कातर पुरुषभी जयलाभ करता है,शूरकी भी पराजय होती है ॥ ३५ ॥ इसमें परितापका क्या विषय है ? हे सुरनाथ ! उद्यममें सुख हो वा दुःखहो भवितव्यता अवश्यही उसमे नियोजित करेगी॥ ३६ ॥ अर्थात् वह उद्योग सुखदायक वा दुःखदायक होगा प्रथमही इसप्रकार विचार न करे. संपूर्ण लोग दुःखके समय दुःखकी अधिकताही देखते हैं, सुखके समय सुखकी अधिकता देखते हैं ॥ ३७ ॥ किन्तु हर्ष और शोकमें अभिभूत होकर शत्रुके मुखमें आत्मसमर्पण करना उचित नहीं है, हर्षशोकमें पंडितोंको धैर्य धारण करना चाहिये॥ ३८ ॥ अधैर्य होनेसे जिसप्रकार क्लेश होता है. धैर्यअवलम्बन करनेसे वैसा क्लेश नहीं होता; सुख वा दुःखके समय उसका सहन कठिन है ॥ ३९ ॥ अतएव बुद्धिकी निश्चयताके कारण जिससे हर्ष और

बुद्धिमान्क्षुधितःशेतेनिर्बुद्धिर्भोगवान्भवेत्॥कातरोजयमाप्नोतिशूरोयातिपराजयम्॥३५॥दैवाऽधीनेतुसंसारेकामंकापरिदेवना ॥ उद्यमेयोजये न्नूनंभवितव्यंसुराधिप ॥ ३६॥ दुःखदेसुखदेवाऽपितत्रतोनविचितयेत्॥दुःखेदुःखाऽधिकान्पश्येत्सुखेपश्येत्सुखाऽधिकान् ॥ ३७ ॥ आत्मा नंहर्षशोकाभ्यांशत्रुभ्यामिवनार्पयेत् ॥ धैर्यमेवावगंतव्यंहर्षशोकोद्भवेबुधैः ॥ ३८ ॥ अधैर्याद्यादृशंदुःखंनतुधैर्येऽस्तितादृशम् ॥ दुर्लभंसहन त्वंवैसमयेसुखदुःखयोः॥३९॥ हर्षशोकोद्भवोयत्रनभवेद्बुद्धिनिश्चयात् ॥ किंदुःखंकस्यवादुःखंनिर्गुणोऽहंसदाऽव्ययः ॥४०॥ चतुर्विंशाऽतिरि क्तोऽस्मिकिंमेदुःखंसुखंचकिम् ॥ प्राणस्यक्षुत्पिपासेद्वेमनसःशोकमूर्च्छने ॥४१॥ जरामृत्यूशरीरस्यपड्डूर्मिरहितःशिवः ॥ शोकमोहौशरीरस्य गुणौकिंमेऽत्रचिंतने॥४२॥शरीरंनाहमथवातत्संबंधीनचाऽप्यहम् ॥ सप्तैकषोडशादिभ्योविभिन्नोऽहंसदासुखी ॥४३॥ प्रकृतिर्विकृतिर्नाऽहंकिंमे दुःखंसदापुनः ॥ इतिमत्वासुरेशत्वंमनसाभवनिर्ममः ॥४४॥उपायःप्रथमोऽयंतेदुःखनाशेशतक्रतो॥ममतापरमंदुःखंनिर्ममत्वंपरंसुखम् ॥४५॥

शोकका उदय न हो,वही करना कर्तव्य है.मैं निरंतर अव्यय और निर्गुण हूं.अतएव दुःख किसको है?और वह दुःख क्या है ? तब इसप्रकार करना चाहिये ॥ ४० ॥ मै चौबीस तत्वोंसे अतिरिक्त हूं अतएव मुझको सुख वा दुःख क्या है ? प्राणका धर्म क्षुधा और पिपासा ( भूख प्यास ) मनका धर्म शोक और मूर्च्छा ॥ ४१ ॥ शरीरका धर्म जरा और मृत्यु इन छे व्याधियोंसे मुक्त होकर मैं शिव हूं. शोक और मोह यह शरीरके गुण हैं सुतरां इनकी चिन्तासे मेरा क्या प्रयोजन है ॥ ४२ ॥ मैं शरीरका धर्म वा उसके संबंधसे जीवभी नहीं हूं. मैं महदादि सप्त विकृति प्रकृति और सोलह विकृतिसे पृथक् हूं अतएव मैं सदाही सुखी हूं ॥ ४३ ॥ मैं प्रकृति वा विकृति नहीं अतएव मुझको सदा दुःख क्यों होगा ? हे सुरेश ! तुम अपने मनमें इस प्रकार विचार करके निर्मोह हो ॥ ४४ ॥ हे शतक्रतो ! मोहही परम

दुःखका कारण और निर्ममताही परम सुखका मूल है, इसलिये निर्ममताही तुम्हारे दुःखनाशका प्रधान उपाय है ॥४५॥ हे शचीपते ! संतोषसे अधिक सुखका विषय दूसरा कोई नहीं है अथवा ममतानाश विषयमें यदि तुमको ज्ञान न हो ॥ ४६ ॥ तो भवितव्य ( होनहार ) विषयमें विवेक करना चाहिये हे सुराधिप ! भोग न होनेसे कभी प्रारब्ध कार्यका नाश दिखाई नहीं देता ॥४७॥ हे सुरसत्तम ! तुम्हारा बुद्धिबल सहाय हो अथवा सब देवता सहाय हों, तुम्हारा जो होने वाला है वह अवश्यही होगा, अतएव सुख वा दुःखमें फिर तुमको क्या चिन्ता है ? ॥ ४८ ॥ हे राजन् ! पुराणपुण्यक्षयके लिये सुख और पापक्षयके लिये दुःख होता है. अतएव सुखके क्षय होनेपर पण्डितगणोंको भलीभांतिसे हर्ष प्रकाश करना उचित है॥४९॥हे महाराज ! इस समय मंत्रणा करके यथाविधि यत्न करो किन्तु करनेपर भी जो भवितव्य है वह होगा ॥ ५० ॥ ५१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कन्धे भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! सहस्रलोचन इन्द्रने यह वचन सुनकर बृहस्पतिसे फिर कहा कि महिषासुरके मारनेको युद्धका उद्योग करो॥ १ ॥ उद्यमके विना राज्यलाभ सुख वा यश कुछ नहीं होता, जो कातर हैं, वही निरुद्यमी प्रशंसा करते हैं और जो पराक्रान्त हैं, वे उसकी प्रशंसा नहीं करते ॥२॥ यतीलोगोंका ज्ञान और ब्राह्मणोका संतोषही परम भूषण है किन्तु जो ऐश्वर्यकी अभिलाषा करते हैं, उनका उद्यम और शत्रुसंहारक पराक्रम ही उत्तम भूषण है ॥३॥ हे मुनिसत्तम ! मैने उद्यमसे जिसप्रकार वृत्र नमुचि और बलासुरको मारा है इसीप्रकार उद्यमसे महिषासुरको मारूंगा ॥ ४ ॥ आप देवताओंके गुरु हैं, अतएव आप और उत्तम आयुध वज्र ये दोनोही मेरा उत्तम बल है और फिर इसपरभी अव्यय हरि और उमापति हर अवश्यही मेरीसहायता करेंगे ॥ ५ ॥

संतोषादपरंनाऽस्तिसुखस्थानंशचीपते ॥ अथवायदिनज्ञानंममत्वनाशनेकिल ॥ ४६ ॥ ततोविवेकःकर्तव्योभवितव्येसुराधिप ॥ प्रारब्धकर्मणांनाशोनाऽभोगाल्लक्ष्यतेकिल ॥४७॥ यद्भावितद्भवत्येवकाचिंतासुखदुःखयोः ॥ सुरैःसर्वैःसहायैर्वाबुद्ध्यावातवसत्तम ॥ ४८ ॥ सुखंक्षयायपुण्यस्यदुःखंपापस्यमारिष॥तस्मात्सुखक्षयेहर्षःकर्तव्यःसर्वथाबुधैः॥४९॥ अथवामंत्रयित्वाऽद्यकुरुयत्नंयथाविधि॥कृतेयत्नेमहाराजभवितव्यंभविष्यति॥५०॥ इति श्रीदे०भा०म०पंचमस्कंधे चतुर्थोऽध्यायः॥४॥व्यासउवाच॥इतिश्रुत्वासहस्राक्षःपुनराहबृहस्पतिम्॥युद्धोद्योगंकरिष्यामिहयारेर्नाशनायवै ॥ १ ॥ नोद्यमेनविनाराज्यंनसुखंनचवैयशः ॥ निरुद्यमंनशंसंतिकातरानचसोद्यमाः ॥ २ ॥ यतीनांभूषणंज्ञानंसंतोषोहिद्विजन्मनाम् ॥ उद्यमःशत्रुहननंभूषणंभूतिमिच्छताम् ॥ ३ ॥ उद्यमेनहतस्त्वाष्ट्रोनमुचिर्वलएवच॥ तथैनंनिहनिष्यामिमहिषंमुनिसत्तम ॥ ४ ॥ बलंदेवगुरुस्त्वंमेवज्रमायुधमुत्तमम् ॥ सहायस्तुहरिर्नूनंतथोमापतिरव्ययः ॥ ५ ॥

हे गुरो ! जिससे मेरी मानरक्षा हो वही कीजिये,इस समय मेरी मंगलकामनासे विघ्ननाशक मंत्रपाठ कीजिये मै महिष दानवके उद्देशसे स्वीयसेनासन्निवेशपूर्वक युद्धका उद्योग करता हूं ॥ ६ ॥ श्रीव्यासजी बोले बृहस्पतिने देवराज इन्द्रका वचन सुननेके पीछे कुछेक हँसकर युद्धमें अनुरक्त सुरेन्द्रसे कहा ॥ ७ ॥ बृहस्पति बोले हे इन्द्र ! युद्ध करनेसे जीत वा हारका निश्चय नहीं है मै इस सन्दिग्ध विषयमे तुमको प्रेरणभी नहीं करता और निवारणभी नहीं करता ॥ ८ ॥ हे शचीपते ! भवितव्य विषयमे तुम्हारा कुछ दोष नहीं है इसमे यदि सुख विहित हो तो सुख होगा और यदि इसमे दुःख विहित हो तो दुःख होगा हे वासव ! तुमको युद्धमे सुख वा दुःख होगा ॥ ९ ॥ इस भविष्यत विषयको मै नहीं जानता क्योंकि पूर्वमें जब मेरी भार्या हृत हुई तब मैंने जो क्लेश अनुभव किया है

रक्षोघ्नान्पठमेसाधोकरोम्यद्यसमुद्यमम् ॥ स्वसैन्याऽभिनिवेशंचमहिषंप्रतिमानद ॥६॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तोदेवराजेनवाचस्पतिरुवाचह ॥ सुरेंद्रंयुद्धसंरक्तंस्मितपूर्ववचस्तदा ॥ ७ ॥ बृहस्पतिरुवाच ॥ प्रेरयामिनचाहंत्वांनचनिवारयाम्यहम् ॥ संदिग्धेत्रजयेकामंयुध्यतश्चपराजये॥ ॥ ८॥ नतेत्रदूषणंकिंचिद्भवितव्येशचीपते ॥ सुखंवायदिवादुःखंविहितंचभविष्यति ॥ ९ ॥ नमयातत्परिज्ञातंभाविदुःखंसुखंतथा ॥ यद्भार्याहरणेप्राप्तंपुरावासववेत्सिहि ॥ १० ॥ शशिनामेहृताभार्यामित्रेणाऽमित्रकर्शन ॥ स्वाऽऽश्रमस्थेनसंप्राप्तंदुःखंसर्वसुखाऽपहम् ॥ ११ ॥ बुद्धिमान्सर्वलोकेषुविदितोऽहंसुराऽधिप ॥ क्वमेगतातदाबुद्धिर्यदाभार्याहृताबलात् ॥ १२॥ तस्मादुपायःकर्तव्योबुद्धिमद्भिःसदानरैः ॥ कार्यसिद्धिःसदानूनंदैवाऽधीनासुराऽधिप ॥ १३ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंसत्यंगुरोःसार्थंशचीपतिः ॥ ब्रह्माणंशरणंगत्वानत्वावचनमब्रवीत् ॥ १४ ॥ पितामहसुराऽध्यक्षदैत्योमहिषसंज्ञकः ॥ ग्रहीतुकामःस्वर्गंमेबलोद्योगंकरोत्यलम् ॥ १५ ॥

तुम उसको जानते हो अतएव मुझको भविष्यत ज्ञान नहीं है यदि वह होता, तो फिर दुःख क्यों पाता ? ॥ १० ॥ हे शत्रुनाशन ! चन्द्रमाने मेरी भार्याका हरण किया, इस कारण मेरे संपूर्ण सुखका विनाश हुआ मै अपने आश्रममें अवस्थित होकर अत्यन्तही दुःख पाने लगा ॥ ११ ॥ हे सुरनाथ ! मैं सब लोकोंमें बुद्धिमान् कहकर विख्यात हूं, किन्तु जब चन्द्रमाने बलपूर्वक भार्याका हरण किया था, तब मेरी बुद्धि कहां गई थी ? ॥ १२ ॥ हे सुराधिप ! मुझको बोध होता है कार्यसिद्धि सब प्रकारसे दैवके अधीन है, तथापि बुद्धिमान लोगोंको सर्वदा उपाय अवलम्बन करना चाहिये ॥ १३ ॥ श्रीव्यासजी बोले हे राजन् ! शचीपति गुरुके इसप्रकार सत्य वचन सुन, उनके संग ब्रह्मलोकमे जाय पितामहकी शरणागत हो प्रणामपूर्वक कहने लगे ॥ १४ ॥ हे पितामह ! महिष दानव मेरा स्वर्ग

राज्य छीननेकी अभिलाषासे अधिकतर सेना इकट्ठी करता है ॥ १५ ॥ अन्यान्य दानवगण सभी संग्रामके अभिलाषी होकर उसकी सैन्यमें उपस्थित हुए हैं वह सभी युद्धविशारद और अत्यन्त वीर्यशाली है ॥ १६ ॥ इससे मैं अत्यन्त डरकर आपके निकट आया हूं. हे महाप्राज्ञ ! आप सर्वज्ञ हैं इसलिये आप मेरी सहायता कीजिये ॥ १७ ॥ ब्रह्माजी बोले हम सब अभी कैलासमें जायँ वहांसे शंकरको संग लेकर विष्णुके निकट चले ॥ १८ ॥ वहां सब देवताओंके एकत्र होने पर मंत्रणा करनेके पीछे देश और कालका विचार करके युद्ध करना उचित है वा नहीं यह स्थिर किया जायगा ॥ १९ ॥ क्योंकि जो पुरुष अपना बलाबल न जान और विचार न कर किसी कार्यके करनेमें शीघ्रता करता है वह अपनी अवनतिकाही लाभ करता है ॥ २० ॥ श्रीव्यासजी बोले हे राजन् ! सहस्रलो

अन्येचदानवाःसर्वेतत्सैन्यंसमुपस्थिताः ॥ योद्धुकामामहावीर्याःसर्वेयुद्धविशारदाः ॥ १६ ॥ तेनाऽहभीतभीतोऽस्मित्वत्सकाशमिहाऽऽगतः ॥ सर्वज्ञोऽसिमहाप्राज्ञसाहाय्यंकर्तुमर्हसि ॥ १७ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ गच्छामःसर्वएवाऽद्यकैलासंत्वरितावयम् ॥ शंकरंपुरतःकृत्वाविष्णुंचबलिनांवरम् ॥ १८ ॥ ततोयुद्धंप्रकर्तव्यंसर्वैःसुरगणैःसह ॥ मिलित्वामंत्रमाधायदेशंकालंविचिंत्यच ॥ १९ ॥ बलाबलमविज्ञायविवेकमपहायच ॥ साहसंतुप्रकुर्वाणोनरःपतनमृच्छति ॥ २० ॥ व्यासउवाच ॥ तन्निशम्यसहस्राक्षःकैलासंनिर्जगामह ॥ ब्रह्माणंपुरतःकृत्वालोकपालसमन्वितः ॥ २१ ॥ तुष्टावशंकरंगत्वावेदमंत्रैर्महेश्वरम् ॥ प्रसन्नंपरतःकृत्वाययौविष्णुपुरंप्रति ॥ २२ ॥ स्तुत्वातंदेवदेवेशंकार्यंप्रोवाचचात्मनः ॥ महिषात्तद्भयंचोग्रंवरदानमदोद्धतात् ॥ २३ ॥ तदाकर्ण्यभयंतस्यविष्णुर्देवानुवाचह ॥ करिष्यामोवयंयुद्धंहनिष्यामस्तुदुर्जयम् ॥२४ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितेनिश्चयंकृत्वाब्रह्मविष्णुहरीश्वराः ॥ स्वानिस्वानिसमारुह्यवाहनानिययुःसुराः ॥ २५ ॥

चन इन्द्र यह बात सुन ब्रह्माको आगे कर लोकपालोंके सहित कैलासकी ओर चले ॥ २१ ॥ अनन्तर शंकरके समीप उपस्थित हो वेदमंत्रसे उनका स्तव करने लगे. महेश्वरके प्रसन्न होनेपर उनको आगे करके विष्णुपुर वैकुंठमें गये ॥ २२ ॥ सुरपति देवदेवेशने विष्णुका स्तव करके कहा कि महिषदानव वर पानेसे अत्यन्त उद्धत हुआ है, इसकारण अब उससे हमको अतिशय भय उपस्थित है. आप उसके वधका उपाय कीजिये ॥ २३ ॥ तब विष्णुने उनके भयका विवरण जानकर देवताओंसे कहा कि हम संग्राम करके उस दुर्जय असुरको मारेगे ॥ २४ ॥ श्रीव्यासजी बोले हे राजन् ! ब्रह्मा, विष्णु, शिव और

इन्द्र इत्यादि देवता स्थिर निश्चयकर अपने अपने वाहनपर चढ चले गये ॥ २५ ॥ जिसकाल ब्रह्मा हंसपर, विष्णु गरुडपर, शंकर बैलपर, देवराज ऐरावतपर ॥ २६ ॥ स्कन्द मोरपर और यम भैसेपर चढ़कर समस्त देवताओंकी सेनाके सहित निकले ॥ २७ ॥ उसी समय अस्त्र शस्त्र युक्त महिषसे पालित दानवोंका सेनादल सन्मुख हुआ. तब देवता और दानवोंकी सेनाका घोर तुमुल संग्राम होने लगा ॥ २८ ॥ बाण, खड्ग, पास ( सॉग ) मुशल, परशु, गदा पट्टिश ( अस्त्रविशेष ), शूल चक्र, शक्ति, तोमर ॥ २९ ॥ मुद्गर, भिन्दिपाल, लांगल ( कंड ) और अन्यान्य अनेक दारुण अस्त्रोंसे वह परस्पर प्रहार करने लगे ॥ ॥ ३० ॥ तब महिषके सेनापति महाबलवान् चिक्षुरने अत्यन्त तीक्ष्ण पांच बाणोंसे वासवको ताडित किया ॥ ३१ ॥ लघुहस्त इन्द्रने भी शीघ्र बाणोसे उन सब

ब्रह्माहंससमारूढोविष्णुर्गरुडवाहनः ॥ शंकरोवृषभारूढोवृत्रहागजसंस्थितः ॥२६॥ मयूरवाहनःस्कंदोयमोमहिषवाहनः ॥ कृत्वासैन्यसमा[illegible]गंयावत्तेनिर्ययुःसुराः ॥ २७ ॥ तावद्दैत्यबलंप्राप्तंहृत्तंमहिषपालितम् ॥ तत्राभूत्तुमुलंयुद्धंदेवदानवसैन्ययोः ॥ २८॥ बाणैःखड्गैस्तथाप्रासैर्मु[illegible]परश्वधैः ॥ गदाभिःपट्टिशैःशूलैश्चक्रैश्चशक्तितोमरैः॥२९॥ मुद्गरैर्भिंदिपालैश्चहलैश्चैवाऽतिदारुणैः॥अन्यैश्चविविधैरस्त्रैर्निजघ्नुस्तेपरस्पर[illegible]॥ सेनानीश्चिक्षुरस्तस्यगजारूढोमहाबलः ॥ मघवंतंपंचभिस्तैःसायकैःसमताडयत् ॥ ३१ ॥ तुराषाडपितांश्छित्त्वाबाणैर्बाणांस्त्वरा[illegible]सेनार्धचंद्रेणताडयामासतंकृती ॥३२॥ बाणाऽऽहतस्तुसेनानीःप्रापमूर्च्छांगजोपरि ॥ करणंवज्रघातेनसजघानकरेततः ॥ ३३ ॥ [illegible]नागोभग्नःसैन्यंजगामह ॥ दृष्ट्वातंदैत्यराट्क्रुद्धोबिडालाऽऽख्यमथाब्रवीत् ॥ ३४ ॥ गच्छवीरमहाबाहोजहीन्द्रंमदगर्वितम् ॥ [illegible]हत्वाऽऽगच्छममांतिकम् ॥ ३५ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यबिडालाऽऽख्योमहाबलः ॥ आरुह्यवारणंमत्तंज[illegible] ॥ ३६ ॥

[illegible] उसके हृदयमें प्रहार किया ॥ ३२ ॥ सेनापतिके शराहत होकर गजपृष्ठमें मूर्च्छित होनेपर वासवने उस हाथीकी सूंडमे [illegible] उनके वज्रसे सब प्रकारसे आहत और भग्न होकर अपनी सेनासे भागा । दानवपतिने यह देख, कुपित हो बिडालना[illegible] अत्यन्त बलशाली हो; अतएव तुम जाकर प्रथम मदगर्वित इन्द्रको मारो, फिर वरुण इत्यादि अन्यान्य देवताओंको [illegible]जी बोले हे राजन्! बिडालनामक महाबली असुर दानवपतिका यह वचन सुन मतवाले हाथीपर चढ

त्रिदशाधिपति इन्द्रके निकट आया ॥ ३६ ॥ वासवने उसको आता देखकर क्रोधसहित आय विषकी समान प्रभावशाली भयंकर बाणसे उसपर आघात किया ॥ ३७ ॥ परन्तु उसनेभी चापनिस्सृत बाणोंके द्वारा शीघ्रतासहित उनके सब बाण काट पचासों शिलीमुख चलाकर वासवपर सहसा प्रहार किया ॥ ३८ ॥ इन्द्रनेभी उन सब बाणोंको काटकर क्रोधसहित फिर सर्पके समान तीक्ष्ण बाणोंसे उसपर आघात किया ॥ ३९ ॥ और धनुपसे छूटेहुए अपने बाणोंसे उसके बाणोंको खंड खंड करके तत्काल उसके हाथीकी सूंडमें गदा मारी ॥ ४० ॥ हाथी अपनी सूंडमें आघात लगनेके कारण आर्तस्वरसे वारंवार चीत्कार शब्द करने लगा. तब वह भयातुर हो फिर आते आते दानवोंकी सेनाकाही विनाश करनेलगा ॥ ४१ ॥ सेनापति बिडालाख्य रणस्थलसे हाथीको भागता देख मनोहर

वासवस्तंसमायांतंदृष्ट्वाक्रोधसमन्वितः॥ जघानविशिखैस्तीक्ष्णैराशीविषसमप्रभैः॥३७॥सतुछित्त्वाशरांस्तूर्णंस्वशरैश्चापनिःसृतैः॥ पंचाशद्भिर्जघानाऽऽशुवासवंचशिलीमुखैः॥३८॥ तथेंद्रोऽपिचतान्बाणांश्छित्त्वाकोपसमन्वितः॥ जघानविशिखैस्तीक्ष्णैराशीविषसमप्रभैः॥३९॥ सतुच्छित्त्वाशरांस्तूर्णंस्वशरैश्चापनिःसृतैः॥गदयाताडयामासगजंतस्यकरोपरि॥४०॥स्वकरेनिहतोनागश्चकारार्तस्वरंमुहुः॥परिवृत्यजघानाऽऽशु दैत्यसैन्यंभयाऽऽतुरम्॥४१॥दानवस्तुगजंवीक्ष्यपरावृत्यगतंरणात्॥समाविश्यरथेरम्येजगामाऽऽशुसुरान्रणे॥४२॥ तुरापाडपितंवीक्ष्यरथस्थंपुनरागतम् ॥ अहनद्विशिखैस्तीक्ष्णैराशीविषसमप्रभैः ॥४३॥ सोऽपिक्रुद्धश्चकारोग्रांबाणवृष्टिंमहाबलः ॥ बभूवतुमुलयुद्धंतयोस्तत्रजयैषिणोः ॥४४ ॥ इंद्रस्तुबलिनंदृष्ट्वाकोपेनाऽऽकुलितेंद्रियः ॥ जयंतमग्रतःकृत्वायुयुधेतेनसंयुतः ॥ ४५ ॥ जयंतस्तुशितैर्बाणैस्तंजघानस्तनांतरे ॥ पंचभिःप्रबलाऽऽकृष्टैरसुरंमदगर्वितम् ॥४६॥ सबाणाऽभिहतस्तावन्निपपातरथोपरि ॥ अतिवाह्यरथंसूतोनिर्जगामरणाजिरात् ॥४७॥ तस्मिन्विनिर्गतेदैत्येबिडालाऽऽख्येऽथमूर्छिते ॥ जयशब्दोमहानासीद्दुंदुभीनांचनिःस्वनः ॥ ४८ ॥ सुराःप्रमुदिताःसर्वेतुष्टुवुस्तंशचीपतिम् ॥ जगुर्गंधर्वपतयोननृतुश्चाऽऽप्सरोगणाः ॥ ४९ ॥

रथमें बैठ तत्काल युद्धस्थलमें देवताओंके सन्मुख हुआ ॥ ४२॥ सुरपतिने रथमें चढे दानवको फिर आता देख आशीविष (सर्प) के समान तीक्ष्ण बाणोसे उसीपर प्रहार किया ॥ ४३ ॥ वह महाबलवान् दानव भी कुपित होकर भयंकर बाणोंकी वर्षा करने लगा; तब जयाभिलाषी वासव और दानवका तुमुल संग्राम होनेलगा ॥४४॥ दानवको बलवान् देखकर क्रोधके मारे इन्द्रकी सब इन्द्रिय आकुल होगई, तब अपने पुत्र जयन्तको संगले दोनो संग्राममें प्रवृत्त हुए॥ ४५॥ जयन्तने पांच शाणित बाण बलसे खैंच मदगर्वित दानवके छातीमें मारे ॥ ४६ ॥ दानव बाणोंके द्वारा आहत होकर रथके नीडमें गिरगया, तब सारथी रथ लेकर रणांगणसे चलागया ॥४७॥ उस बिडालनामक दानवके मूर्च्छित होकर चलेजानेपर देवताओंकी दुन्दुभिका निस्वन और महान् जयशब्द होनेलगा ॥ ४८॥ देवता हर्षमें भर शचीपतिका

स्तव करने लगे, गंधर्वपतिगण गान और अप्सरागण नृत्य करने लगे ॥ ४९ ॥ हे राजन् ! महिषने उस समय देवताओंका उच्चारित जयशब्द सुन कुपित हो शक्रगर्वहारी ताम्रनामक दानवको संग्राममें भेजा ॥ ५० ॥ ताम्र रणस्थलमें उपस्थित और अनेकानेक प्रतिपक्ष योधाओंके सन्मुख हो मेघके सागरपर जलवर्षणकी समान बाण बरसाने लगा ॥ ५१ ॥ तब वरुण पाश उद्यत करके चले यमभी भैंसेपर चढ दण्ड हाथमें ले धावमान हुए ॥ ५२ ॥ बाण, खड्ग, मूशल, शक्ति और परशुद्वारा देवता और दानवोंका परस्पर घोर युद्ध होने लगा ॥ ५३ ॥ यमने हाथसे दण्ड उद्यत करके ताम्रको प्रहार किया, महाबाहु ताम्र यमदण्डसे ताडित होकर भी तिसकाल रणस्थलसे विचलित न हुआ ॥ ५४ ॥ वरन् उसने वेगसहित धनुष खेंचकर तीक्ष्णबाणोंसे रणांगणमें इन्द्र इत्यादि देवताओंको

चुकोपमहिषःश्रुत्वाजयशब्दंसुरैःकृतम् ॥ प्रेषयामासतत्रैवताम्रंपरमदापहम् ॥ ५० ॥ ताम्रस्तुबहुभिःसार्धंसमागम्यरणाजिरे ॥ शरवृष्टिंचकाराशुतडित्वानिवसागरे ॥ ५१ ॥ वरुणःपाशमुद्यम्यजगामत्वरितस्तदा ॥ यमश्चमहिषारूढोदंडमादायनिर्ययौ ॥ ५२ ॥ तत्रयुद्धमभूद्घोरंदेवदानवयोर्मिथः ॥ बाणैःखड्गैश्चमुसलैःशक्तिभिश्चपरश्वधैः ॥ ५३ ॥ दंडेननिहतस्ताम्रोयमहस्तोद्यतेनच ॥ नचचालमहाबाहुःसंग्रामांगणतस्तदा ॥ ५४ ॥ चापमाकृष्यवेगेनमुक्त्वातीव्राञ्छिलीमुखान् ॥ इंद्रादीनहनत्तूर्णंताम्रस्तस्मिन्रणाजिरे ॥ ५५ ॥तेऽपिदेवाःशरैर्दिव्यैर्निशितैश्शिलाशितैः ॥ निजघ्नुर्दानवान्क्रुद्धास्तिष्ठतिष्ठेतिचुक्रुशुः ॥ ५६ ॥ निहतस्तैःसुरैर्दैत्योमूर्च्छामापरणांगणे ॥ हाहाकारोमहानासीद्दैत्यसैन्येभयाऽऽतुरे ॥ ५७ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेपंचमस्कंधेदैत्यसैन्यपराजयोनामपंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ व्यासउवाच ॥ ताम्रेथमूर्छितेदैत्येमहिषःक्रोधसंयुतः ॥ समुद्यम्यगदांगुर्वींदेवानुपजगामह ॥१॥ तिष्ठंत्वद्यसुराःसर्वेहन्म्यहंगदयाकिल ॥ सर्वेबलिभुजःकामंबलहीनाःसदैवहि ॥ २ ॥ इत्युक्त्वाऽसौगजाऽऽरूढंसंप्राप्यमदगर्वितः ॥ जघानगदयातूर्णंबाहुमूलेमहाभुजः ॥ ३ ॥

शीघ्र प्रहार किया ॥५५॥ देवता भी कुपित होकर शिलापर पैनाये तीक्ष्ण और दिव्य बाणोंसे दानवोंको आघात करके ठहरो ठहरो यह कहकर आक्रोश प्रकाश करनेलगे ॥ ५६ ॥ देवताओंके बाणोंसे आहत होकर दानव ताम्र रणस्थलमें मूर्च्छित हुआ, तब दानवोंकी सेना भयातुर होकर महान् हाहाकार शब्द करने लगी ॥ ५७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कंधे भाषाटीकायां पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ ॥ श्रीव्यासजी बोले हे राजन् ! सेनापति ताम्रके मूर्च्छित होनेपर महिषने क्रोधमें भर, भारी गदा तान देवताओंके समीप उपस्थित होकर ॥ १ ॥ कहा हे देवताओ ! तुम काककी समान सदा ही बलहीन हो अतएव रहो, अभी तुमको गदाघातसे मारता हूं ॥ २ ॥ मदगर्वित महाबलवान् महिषने ऐरावतारूढ इन्द्रको सन्मुख पाय गदासे तत्काल उसके बाहुमूलमें आघात किया ॥ ३ ॥

इन्द्रनेभी उसी समय घोरतर वज्रके प्रहारसे उस गदाको खंड खंड कर डाला और उसपै प्रहार करनेकी अभिलाषा करके सहसा उसके समीपमें हुए ॥ ४ ॥ तब महिषभी क्रोधके वशीभूत होकर दीप्तिमान् खड्ग ग्रहण कर महावीर्यवान् इन्द्रको मारनेके निमित्त उनके निकट आया ॥ ५ ॥ फिर अनेक आयुधोंके वर्षणसे उन दोनोका जो युद्ध हुआ उससे संपूर्ण लोकोंको भय और मुनिलोगोंको विस्मय उत्पन्न हुआ ॥ ६॥ तिस समय इस दानवने सब लोकोंका विनाश करनेवाली अधिक क्या मुनियोंको भी मोहउत्पन्न करानेवाली शाम्बरी माया फैलाई ॥ ७ ॥ तब रणस्थलमे महिपकी समान रूपयुक्त और पराक्रमशाली करोड करोड महिष दिखाई देनेलगे, वह सभी आयुध लेकर देवताओंकी सेनाका संहार करनेमें प्रवृत्त हुए ॥ ८ ॥ इस दानवकृत मोहकरी मायाको देख इन्द्र विस्मित और अत्यन्त

सोऽपिवज्रेणघोरेणचिच्छेदाशुगदांचताम्॥प्रहर्तुकामस्त्वरितोजगाममहिषंप्रति ॥४॥हयारिरपिकोपेनखड्गमादायसुप्रभम्॥ययाविंद्रंमहावीर्यं प्रहरिष्यन्निवांतिकम्॥५॥बभूवचतयोर्युद्धंसर्वलोकभयाऽऽवहम्॥आयुधैर्विविधैस्तत्रमुनिविस्मयकारकम्॥६॥चकाराऽऽशुतदादैत्योमायांमोहकरींकिल॥शांबरींसर्वलोकघ्नींमुनीनामपिमोहिनीम्॥७॥कोटिशोमहिषास्तत्रतद्रूपास्तत्पराक्रमाः ॥ददृशुःसायुधाःसर्वेनिघ्नंतोदेववाहिनीम् ॥ ॥८॥मघवाविस्मितस्तत्रदृष्ट्वातांदैत्यनिर्मिताम्।बभूवातिभयोद्विग्नोमायांमोहकरींकिल।९।वरुणोपिसुसंत्रस्तस्तथैवधननायकः॥यमोहुताशनः सूर्यःशीतरश्मिर्भयातुरः॥१०॥पलायनपराःसर्वेबभूवुर्मोहिताःसुराः॥ब्रह्मविष्णुमहेशानांस्मरणंचक्रुरुद्यताः॥११॥ तत्राजग्मुश्चकाजेशाःस्मृतमात्राःसुरोत्तमाः॥हंसतार्क्ष्यवृषारूढास्त्रातुकामावरायुधाः॥१२॥शौरिस्तांमोहिनींदृष्ट्वासुदर्शनमथोज्ज्वलम् ॥ मुमोचतत्तेजसैवमायासाविलयंगता॥१३॥ वीक्ष्यतान्महिषस्तत्रसृष्टिस्थित्यंतकारिणः॥योद्धुकामःसमादायपरिघंसमुपाद्रवत् ॥१४॥ महिषाख्योमहावीरःसेनानीश्चिक्षुरस्तथा ॥ उग्रास्यश्चोग्रवीर्यश्चदुद्रुवुर्युद्धकामुकाः ॥१५ ॥

भयके कारण उद्विग्न हुए ॥ ९ ॥ वरुण, धनपति, यम, अग्नि, चन्द्र, सूर्य इत्यादि सब देवता भयार्त होकर ॥ १० ॥ भागे, तब देवता मायाजालसे मोहित हो मनमे ब्रह्मा, विष्णु और महादेवको स्मरण करने लगे ॥ ११ ॥ स्मरण करतेही सुरवर ब्रह्मा, विष्णु और महादेव, हंस, गरुड और बैलपर चढ, उत्तम उत्तम आयुध धारण पूर्वक उनकी रक्षा करनेको आये ॥ १२ ॥ शौरिने उस मोहिनी मायाको देखकर उज्ज्वल सुदर्शन चक्र चलाया, तब सुदर्शनके तेजके प्रभावसे ही वह माया तिरोहित हुई ॥ १३ ॥ महिष सृष्टिकारी ब्रह्मा, पालनकर्ता विष्णु और प्रलयकारी महेश्वरको वहां देख युद्धकी अभिलाषासे परिघ लेकर दौंडा ॥ १४ ॥ फिर सेनापति चिक्षुर, उग्रास्य, उग्रवीर्य, चले ॥ १५ ॥

असिलोमा, त्रिनेत्र, बाष्कल, अन्धक और अन्यान्य योद्धा सभी युद्धकी इच्छासे निकले ॥ १६ ॥ उन मदोद्धत दानवगणने वर्म(कवच) धारे और धनुष बाण लिये रथमे चढ क्षुद्रव्याघ्र जिसप्रकार सुकुमार वत्सगणोपर आक्रमण करता है, इसीप्रकार देवताओंका वेष्टन किया ॥ १७॥ अनन्तर उन मदगर्वित दानवोंने बाणवर्षा आरंभ की और देवता भी परस्पर मारनेकी इच्छासे उसीप्रकार बाणवृष्टि करने लगे॥ १८॥सेनापति अन्धकने हरिके समीपस्थ हो अत्यन्त बलसे कानोंपर्यन्त खैचकर विषके बुझे शिला पर पैनाये पांच बाण चलाये ॥ १९॥ तब शत्रुनाशक वासुदेवने भी स्वप्रेरित बाणद्वारा उन सब बाणोंके सन्मुख न आते आतेही तत्काल काटकर फिर पांच बाण छोडे ॥ २०॥ तब हरि और दानवपक्षके बाण, असि, चक्र, मूशल, गदा, शक्ति और परशुद्वारा परस्परको आघात करने लगे ॥ २१॥ इस ओर महादेव

असिलोमात्रिनेत्रश्चबाष्कलोंधकएवच॥एतेचाऽन्येचबहवोयुद्धकामाविनिर्ययुः ॥ १६ ॥ सन्नद्धाधृतचापास्तेरथारूढामदोद्धताः ॥ परिवव्रुः सुरान्सर्वान्वृकाइवसुवत्सकान् ॥ १७ ॥ बाणवृष्टिंततश्चक्रुर्दानवामदगर्विताः ॥ सुराश्चाऽपितथाचक्रुःपरस्परजिघांसवः ॥ १८ ॥ अंधकोहरिमासाद्यपंचबाणाञ्छिलाशितान् ॥ मुमोचविषसंदिग्धान्कर्णाऽऽकृष्टान्महाबलान् ॥ १९ ॥ वासुदेवोऽप्यसंप्राप्तान्विशिखानाशुगैस्तदा ॥ चिच्छेदतान्पुनःपञ्चमुमोचारिपुनाशनः ॥ २० ॥ तयोःपरस्परंयुद्धंबभूवहरिदैत्ययोः ॥ बाणासिचक्रमुसलैर्गदाशक्तिपरश्वधैः ॥ २१ ॥ महेशांधकयोर्युद्धंतुमुलंलोमहर्षणम् ॥ पंचाशद्दिनपर्यंतंबभूवचपरस्परम् ॥ २२ ॥ इन्द्रबाष्कलयोस्तद्वन्महिषासुररुद्रयोः ॥ यमत्रिनेत्रयोस्तद्वन्महाहनुधनेशयोः ॥ २३ ॥ असिलोमवरुणयोर्युद्धंपरमदारुणम् ॥ गरुडंगदयादैत्योजघानहरिवाहनम् ॥ २४ ॥ सगदापातखिन्नांगोनिःश्वसन्नवतिष्ठत ॥ शौरिस्तंदक्षिणेनाऽऽशुहस्तेनपरिसांत्वयन् ॥ २५ ॥ स्थिरंचकारदेवेशोवैनतेयंमहाबलम् ॥ समाकृष्यधनुःशार्ङ्गंमुमोचविशिखान्बहून् ॥ २६ ॥ अधकोपरिकोपेनहंतुकामोजनार्दनः ॥ दानवोऽपिचतान्बाणांश्चिच्छेदस्वशरैःशितैः ॥ २७ ॥ पंचाशद्भिर्हरिंकोपाज्जघानच शिलाशितैः ॥ वासुदेवोऽपितांस्तूर्णंवंचयित्वाशरोत्तमान् ॥ २८ ॥

और अंधकका परस्पर पचास दिनपर्यन्त लोमहर्षण तुमुल युद्ध हुआ था ॥ २२ ॥ इसीप्रकार बाष्कलके संग इन्द्रका, महिषके संग रुद्रका, त्रिनेत्रके संग यमका, महाहनुके संग धनपतिका, और असिलोमाके संग वरुणका अत्यन्त दारुण युद्ध होने लगा ॥ २३॥ महिषने हरिके वाहन गरुडको गदासे आघात किया तब गरुड गदा प्रहारसे अति कातर हो श्वास छोडता हुआ गिरगया ॥ २४ ॥ तिस समय देवपति शौरिने दाहिने हाथसे सान्त्वना (आश्वासन) करके विनतानंदन महाबल गरुडको स्थिर किया ॥ २५ ॥ जनार्दनने कोपवशसे अन्धकके संहार करनेकी इच्छा कर शार्ङ्ग धनुष्य खैंच उसके ऊपर अनेक बाण चलाये ॥ २६ ॥ प्रथम तो दानवने अपने तीक्ष्ण शरजालसे उनके उन सब बाणोंको खंड खंड कर डाला ॥ २७ ॥ फिर कोपसहित शिलापर पैनाये पचास बाणोंसे हरिपर आघात

किया, वासुदेवनेभी तत्काल उन उत्तम २ सब बाणोंको विफल करके ॥२८॥ सहस्रअरोंसे युक्त सुदर्शन चक्र वेगसहित छोडा हे महाराज। अन्धकने अपने चक्रसे सुदर्शनचक्रका निवारण करके ॥ २९ ॥ ऐसी गर्जना करी कि उस समय उससे समस्त देवता मोहको प्राप्त हुए, शार्ङ्गधर वासुदेवके चक्रको विफल हुआ देख ॥ ३० ॥ देवता शोकाकुल हुए और दानवोंको हर्ष प्राप्त हुआ वासुदेवभी देवताओंको शोकाकुल देख ॥ ३१ ॥ कौमोदकी गदा ग्रहणकर दानवके सामने दौडे तब हरिने उस मायावी दानवके मस्तकमें गदाप्रहार किया ॥ ३२ ॥ तिसकाल वह गदाघातसे मूर्छित हो पृथ्वीमें गिरगया अतिकोपनस्वभाव महिपदानव अंधकको गिरा देख ॥ ३३ ॥ गंभीर गर्जनशब्दसे रमानाथको त्रसित करता हुआ आया उसको क्रोधसे अधीर होकर आया देख वासुदेवने ॥ ३४ ॥ धनुर्ज्या (प्रत्यंचा)

चक्रमुमोचवेगेनसहस्राऽरंसुदर्शनम् ॥ त्यक्तंसुदर्शनंदूरात्स्वचक्रेणन्यवारयत् ॥२९॥ ननादचमहाराजदेवान्संमोहयन्निव॥दृष्ट्वातुविफलंजातंच क्रंदेवस्यशार्ङ्गिणः॥३०॥जग्मुःशोकंसुराःसर्वेजहर्षुर्दानवास्तथा॥वासुदेवोऽपितरसादृष्ट्वादेवाञ्छुचाऽऽवृतान् ॥३१॥ गदांकौमोदकींधृत्वादानवं समुपाद्रवत् ॥ तंजघानातिवेगेनमूर्ध्निमायाविनंहरिः॥३२॥सगदाऽभिहतोभूमौनिपपाताऽतिमूर्च्छितः॥तंतथापतितंवीक्ष्यहयारिरतिकोपनः॥ ॥३३॥ आजगामरमानाथंत्रासयन्नतिगर्जितैः ॥ वासुदेवोऽपितंदृष्ट्वासमायांतंक्रुधान्वितम् ॥ ३४॥ चापज्यानिनदंचोग्रंचकारनंदयन्सुरान्॥ शरवृष्टिंचकाराऽऽशुभगवान्महिषोपरि ॥३५॥ सोऽपिचिच्छेदबाणौघैस्ताञ्छरान्गगनेरितान् ॥ तयोर्युद्धमभूद्राजन्परस्परभयावहम् ॥३६॥ गदयाताडयामासकेशवोमस्तकोपरि ॥ सगदाभिहतोमूर्ध्निपपातोर्व्यांसुमूर्छितः ॥ ३७ ॥ हाहाकारोमहानासीत्सैन्येतस्यसुदारुणः ॥ सवि हायव्यथांदैत्योमुहूर्तादुत्थितःपुनः ॥३८॥ गृहीत्वापरिघंशीर्षेजघानमधुसूदनम्॥परिघेणाऽहतस्तेनमूर्च्छामापजनार्दनः ॥३९॥ मूर्च्छितंतमु वाहाऽऽशुजगामगरुडोरणात् ॥ परावृत्तेजगन्नाथेदेवाइंद्रपुरोगमाः ॥४०॥ भयंप्रापुःसुदुःखार्ताश्चुक्रुशुश्चरणाजिरे ॥ क्रंदमानान्सुरान्वीक्ष्यशं करःशूलभृत्तदा ॥ ४१ ॥

का ऐसा भयंकर शब्द किया कि, उससे देवताओंको हर्षका उदय हुआ तब भगवान्‌ने महिषके ऊपर बाणोकी वर्षा करी ॥ ३५ ॥ किन्तु महिषने अपने बाणोंसे आकाशमार्गमे ही उन सब बाणोको काट डाला हे राजन् ! फिर उनके परस्पर भयावह युद्धका आरंभ हुआ ॥ ३६ ॥ केशवने गदासे उसके मस्तकमें आघात किया वह गदाप्रहारसे मस्तकमे आहत होकर पृथ्वीमे गिरगया ॥३७॥ तब उसकी सेनामे दारुण हाहाकारशब्द होनेलगा वह दानव मुहूर्त्तमात्रमें व्यथारहित होकर उठा ॥३८॥तब उसने फिर परिघ लेकर मधुसूदनके मस्तकमे प्रहार किया;उस परिघसे आहत होकर जनार्दन मूर्च्छित हुए॥३९॥तब गरुड उनको मूर्च्छित अवस्थामे लेकर तत्काल रणस्थलसे चले गये जगन्नाथके फिर जानेसे इन्द्रआदि देवता ॥४०॥ भीत और अतिशय कातर होकर आर्त्तनाद करने लगे शंकरने देवताओंका रुदन

करना सुन शूल ले ॥ ४१ ॥ सरोष चित्तसे शीघ्र महिषके निकट जाय उसपर शूलसे प्रहार किया, दुष्टस्वभाव महिषने भी उनका त्रिशूल विफल करके गर्जनाकी और शक्ति लेकर शंकरके वक्षःस्थलमे मारी तब शंकर वक्षस्थलमें अघात लगनेसेभी कुछ व्यथित नहीं हुए ॥४२॥४३॥ बरन् क्रोधसे लाललालनेत्रकर उन्होंने फिर त्रिशूलसे उसपर आघात किया दुरात्मा महिषके संग शंकरको समरमें प्रवृत्त हुआ देख ॥४४॥ हरिभी प्रहारजनित मूर्च्छा छोडकर वहां आये महावीर्य देवदेव चक्रधर हरि और शूलधारी शंकरको संग्रामकी वासनासे समरस्थलमें उपस्थित हुआ देख महिष अतिशय कुपित हुआ ॥ ४५ ॥ ४६ ॥ तब महिष देहधारणकर अपनी विशाल पूँछ इधर उधर संचालित करता हुआ समरकी इच्छासे उनके सन्मुख हुआ ॥ ४७ ॥ उस महाकाय भयानक महिषने दोनों सींग कम्पित करके

महिषंतरसाऽभ्येत्यप्राहरद्रोषसंयुतः ॥ सोऽपिशक्तिमुमोचाऽऽथशंकरस्योरसिस्फुटम् ॥ ४२ ॥ जगर्जसचदुष्टात्मावंचयित्वात्रिशूलकम् ॥
शंकरोऽपितदापीडांनप्रापोरसिताडितः ॥ ४३ ॥ तंजघानत्रिशूलेनकोपादरुणलोचनः ॥ संलग्नंशंकरंदृष्ट्वामहिषेणदुरात्मना ॥ ४४ ॥
आजगामहरिस्तावत्त्यक्त्वामूर्छांप्रहारजाम् ॥ महिषस्तुतदावीक्ष्यसंप्राप्तौहरिशंकरौ ॥ ४५ ॥ युद्धकामौमहावीर्योचक्रशूलधरौवरौ ॥
कोपयुक्तोबभूवाऽसौदृष्ट्वातौसमुपागतौ ॥ ४६ ॥ जगामसंमुखस्तावत्संग्रामार्थंमहाभुजः ॥ माहिषंवपुरास्थायधुन्वन्पुच्छंसमुत्कटम् ॥
॥ ४७ ॥ चकारभैरवंनादंत्रासयन्नमरानपि ॥ धुन्वञ्छृंगेमहाकायोदारुणोजलदोयथा ॥ ४८ ॥ शृंगाभ्यांपार्वताञ्छृंगांश्चिक्षेपभृशमुत्कटा
न् ॥ दृष्ट्वातौतुमहावीर्यौदानवंदेवसत्तमौ ॥ ४९ ॥ चक्रतुर्बाणवृष्टिंचदानवोपरिदारुणाम् ॥ कुर्वाणौबाणवृष्टिंतौदृष्ट्वाहरिहरौहरिः ॥५०॥ चिक्षे
पगिरिशृंगंतुपुच्छेनाऽऽवृत्यदारुणम् ॥ आपतंतंगिरिंवीक्ष्यभगवान्सात्वतांपतिः ॥ ५१ ॥ विशिखैःशतधाचक्रेचक्रेणाऽऽशुजघानतम् ॥ हरि
चक्राऽऽहतःसंख्येमूर्च्छामापसदैत्यराट् ॥ ५२ ॥ उत्तस्थौचक्षणान्नूनंमानुषंवपुरास्थितः ॥ गदापाणिर्महाघोरोदानवःपर्वतोपमः ॥ ५३ ॥
मेघनादंननादोच्चैर्भीषयन्नमरानपि ॥ तच्छ्रुत्वाभगवान्विष्णुःपांचजन्यंसमुज्ज्वलम् ॥ ५४ ॥

मेघकी समान इसप्रकार गंभीर गर्जना करी कि उससे देवतालोगभी त्रासितहुए ॥४८॥ वह दोनों सींगोंसे विशाल२ पर्वतके शिखरोंका निरन्तर निक्षेप करनेलगा महावीर्य देवसत्तम हरि और हर दानवको देखकर ॥ ४९ ॥ दारुण बाणोंकी वर्षा करने लगे. हरि और हर दोनोको बाणवृष्टि करता देख ॥ ५० ॥ महिष पूँछसे दारुण गिरिशृंग लपेटकर चलाने लगा. पर्वतके शिखरको गिरता हुआ देखकर भगवान् हरिने ॥५१॥ बाणोंसे उसके शतखंड ( सौटुकडे ) करके तत्काल चक्रसे सको प्रहारकिया हरिके चक्रसे आहत होकर दानवपति रणमे मूर्छित होगया॥५२॥किन्तु क्षणमात्रमें ही फिर मनुष्यदेह धारणकरके उठा तब पर्वतकी समान वह यंकर दानव हाथमे गदा लेकर॥५३॥देवताओंको भयदिखाता मेघकी समान गंभीर शब्दसे गर्जनेलगा.भगवान् विष्णुनेभी उस शब्दके सुनतेही समुज्ज्वल पाञ्च

जन्य शंख लेकर॥५४॥पूर्ण कर गंभीर और घोरतर शब्द किया शंखके उसशब्दको सुनकर दानवलोग भयसे चकितहुए ॥५५॥तथा तपोधन ऋषि और देवता आनन्दितहुए॥५६॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कन्धे भाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः॥६॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! उस समय महिषने दानवोंको व्याकुल देखकर महिषरूप छोड़ सिंहमूर्ति धारणकी॥१॥ और अपनी विशाल जटाओंको विस्तारकर घोर गर्जना करता हुआ देवताओंकी सेनामें टूटा, तब देवता उसके तीक्ष्ण नख देखकर अत्यन्त त्रसित हुए ॥ २ ॥ उस सिंहरूपधारी महिषासुरने प्रथम तो गरुडके इसप्रकार नखाघात किया कि, उसका शरीर रुधिरस्रावसे प्लावित होगया इसके पीछे फिर विष्णुके बाहुमूलमें नखसे प्रहार किया ॥ ३ ॥ वासुदेव हरिने भी उस दानवको देख क्रोधसे चक्र उद्यत कर उसको मारनेकी इच्छासे वेगसहित

पूरयामासतरसाशब्दंकर्तुंखरस्वरम्॥तेनशब्देनशंखस्यभयत्रस्ताश्चदानवाः ॥५५॥ बभूवुर्मुदितादेवाऋषयश्चतपोधनाः ॥ इतिश्रीदेवीभागव महा०पं०षष्ठोऽध्यायः ॥६॥ व्यासउवाच ॥ असुरान्महिषोदृष्ट्वाविषण्णमनसस्तदा ॥ त्यक्त्वातन्माहिषंरूपंबभूवमृगराडसौ॥१॥ कृत्वाना दंमहाघोरंविस्तार्यचमहासटाम् ॥ पपातसुरसेनायांत्रासयन्नखदर्शनैः ॥२॥ गरुडंचनखाऽऽघातैःकृत्वारुधिरविप्लुतम् ॥ जघानचभुजेविष्णुंन खाऽऽघातेनकेसरी॥३॥वासुदेवोऽऽपितंदृष्ट्वाचक्रमुद्यम्यवेगवान्॥हंतुकामोहरिःकाममवापाऽऽशुक्रुधान्वितः॥४॥यावद्धयरिपुंवेगाच्चक्रेणाभिज घानतम् ॥ तावत्सोऽतिबलःशृंगीशृंगाभ्यांन्यहनद्धरिम् ॥५॥ वासुदेवोविषाणाभ्यांताडितोरसिविह्वलः ॥ पलायनपरोवेगाज्जगामभुवनंनिज म् ॥६॥ गतंदृष्ट्वाहरिंकामंशंकरोपिभयान्वितः ॥अवध्यंतंपरंमत्वाययौकैलासपर्वतम्॥७॥ब्रह्माऽपिचनिजंधामत्वरितःप्रययौभयात् ॥ मघवा वज्रमालंब्यतस्थावाजौमहाबलः ॥८॥ वरुणःशक्तिमालंब्यधैर्यमालंब्यसंस्थितः॥यमोपिदंडमादाययत्तःसमरतत्परः ॥९॥ ततोयक्षाधिपःका मंबभूवरणतत्परः ॥ पावकःशक्तिमादायतत्राऽभूद्युद्धमानसः ॥१०॥ नक्षत्राधिपतिःसूर्यःसमवेतौस्थिताबुभौ ॥ वीक्ष्यतंदानवश्रेष्ठंयुद्धायकृत निश्चयौ ॥ ११ ॥

आक्रमण किया ॥ ४ ॥ जैसेही हरिने महिष दानवपर अतिवेगसे चक्रप्रहार किया, वैसेही उस महाबलवान् दानवने भी तत्काल सिंहरूप त्याग महिषरूप धारणकर दोनों सींगोसे हरिपर आघात किया ॥ ५ ॥ वासुदेव सींगोसे वक्षस्थलमे ताडित हो विह्वल चित्तसे वेगसहित वहांसे अपने वैकुण्ठ धाममे चलेगये॥ ६ ॥ हरिके चले जानेपर शंकरभी उसको नितान्त अवध्य विचार कर भयसे कैलास पर्वतको चले गये ॥ ७ ॥ ब्रह्माभी भयके कारण शीघ्र अपने आलयकी ओर दौडे किन्तु महाबलवान् वासव धैर्य अवलम्बन करके समरमे स्थिररहे ॥ ८ ॥ वरुण शक्तिके धैर्य धारण कर समरकी प्रतीक्षामे रहे, यमभी दंडग्रहण किये समरमें तत्पर होकर रहे ॥ ९ ॥ इसीप्रकार यक्षपति कुवेरभी अतिशय संग्राममे व्यग्र रहे, पावक शक्ति ग्रहण करके वहां युद्धकी अभिलाषासे स्थित रहे ॥ १० ॥ दानवश्रेष्ठ महि

षको देखकर नक्षत्रपति चन्द्र और सूर्य दोनो एकत्र युद्धके लिये कृतनिश्चय होकर रहे ॥ ११ ॥ हे महाराज ! इसी अवसरमें दानवसेना कुपित होकर कठिन विषहरकी समान बाण वर्षण करती हुई चारों ओरको दौडी ॥ १२ ॥ तब दानवराजभी महिषरूप धारण करके उसमे स्थिति करने लगा इसी समय देवता और दानवोंके योधाओंका तुमुलशब्द उत्थित हुआ ॥ १३ ॥ देवता और दानवसेनाके घोरतर संग्राम समयमे मेघके शब्दकी समान ज्याघात ( प्रत्यंचाशब्द ) का और करतलाघातका शब्द समुत्थित होने लगा ॥ १४ ॥ तिस समय महाबल दानव मदगर्वित होकर सींगोसे पहाड़ोंके शिखर चलाकर देवताओंका संहार करने लगा ॥ १५ ॥ वह अति अद्भुत महिष क्रोधयुक्त होकर किसी किसी देवताको खुरप्रहारसे और किसी किसीको पूँछके घुमानेसे मारने लगा ॥ १६ ॥ तब देवता और गंधर्व बहुत डरे, यही क्या ? बरन महिषको देखतेही इन्द्रको भी भागना पड़ा ॥ १७ ॥ जब शचीपति इन्द्र संग्राम त्यागकर चले गये तब यम,

एतस्मिन्नंतरेक्रुद्धंदैत्यसैन्यंसमभ्यगात् ॥ विसृजन्बाणजालानिक्रूराहिसदृशानिच ॥ १२ ॥ कृत्वाहिमाहिषंरूपंभूपतिःसंस्थितस्तदा ॥ देवदानवयोधानांनिनादस्तुमुलोभवत् ॥ १३ ॥ ज्याघातश्चतलाघातोमेघनादसमोभवत् ॥ संग्रामेसुमहाघोरेदेवदानवसेनयोः ॥१४॥ शृंगाभ्यांपार्वतान्छृगांश्चिक्षेपचमहाबलः ॥ जघानसुरसंघांश्चदानवोमदगर्वितः॥१५॥खुरघातैस्तथादेवान्पुच्छस्यभ्रमणेनच॥सजघानरुषाविष्टोमहिषःपरमाऽद्भुतः ॥१६॥ ततोदेवाःसगंधर्वाभयमाजग्मुरुद्धताः ॥ मघवामहिषंदृष्ट्वापलायनपरोऽभवत्॥१७॥ संगरंसंपरित्यज्यगतेशक्रेशचीपतौ ॥ यमोधनाधिपःपाशीजग्मुःसर्वेभयाऽऽतुराः ॥ १८ ॥ महिषोऽतिजयंमत्वाजगामस्वगृहंततः ॥ ऐरावतंगजंप्राप्यत्यक्तमिंद्रेणगच्छता ॥१९॥ तथोच्चैःश्रवसंभानोःकामधेनुंपयस्विनीम् ॥ स्वसैन्यसंवृतस्तूर्णंस्वर्गंगंतुंमनोदधे॥२०॥तरसादेवसदनंगत्वासमहिपासुरः ॥ जग्राहसुरराज्यंवैत्यक्तंदेवैर्भयाऽऽतुरैः ॥२१॥ इंद्राऽऽसनेतथारम्येदानवःसमुपाविशत् ॥ दानवान्स्थापयामासदेवानांस्थानकेषुसः ॥ २२ ॥ एवंवर्षशतंपूर्णंकृत्वायुद्धंसुदारुणम् ॥ अवापैंद्रपदंकामंदानवोमदगर्वितः ॥ २३ ॥

कुबेर और वरुण, यहभी सब भयसे आर्त हो रणस्थल छोड़कर चले गये ॥ १८ ॥ इन्द्र ऐरावत हाथी और उच्चैःश्रवा घोडेको छोड़कर भागे थे, सुतरां महिष वह हाथी घोड़ा और भास्करकी कामदुहा गौ हरणकर महाजय हुई विचार अपने गृहको चलागया. फिर शीघ्र अपनी सेनासे युक्त हो स्वर्गधाममें जानेकी इच्छा करी ॥ १९ ॥ २० ॥ महिषने तत्काल देवसदनमें जाय भयातुर देवताओंके छोडे हुए सुरराज्यको ग्रहण किया ॥ २१ ॥ फिर दानवराजने इन्द्रके रमणीय आसनमें बैठकर अन्यान्य दानवोंको देवताओंके स्थानमें स्थापित किया ॥ २२ ॥ इस प्रकार पूरे सौ वर्ष युद्ध करके उस मदगर्वित दानवने अभिलषित इन्द्रपद प्राप्त किया ॥ २३ ॥

जब उसने देवताओंको स्वर्गलोकसे निकाल दिया, तब वे सब पीडित होकर उसी प्रकार बहुत वर्षपर्यन्त पर्वतकी गुहाओंमे घूमते फिरे॥ २४॥हे राजन् ! तब देवता दुःखी होकर रजोमूर्ति चतुर्भुज प्रजापति ब्रह्माकी शरणमे गये ॥ २५॥तिस समय वेदगर्भ जगत्पति कमलासनपर आसीन थे उनके चारोओर वेदवेदांगके पारगामी शान्तचित्त उनके मनसे प्रगट मरीचि इत्यादि मुनिगण ॥ २६॥ सिद्धगण, गंधर्वगण, किन्नरगण, चारणगण, उरगगण और पन्नगगण दण्डायमानथे,इसी अवसरमें वे भयभीत देवतालोग देवदेव जगद्गुरु ब्रह्माका स्तव करनेमे प्रवृत्त हुए ॥ २७ ॥ देवता बोले हे कमलयोने ! आप जगत्का संपूर्ण क्लेश निवारण करते है किन्तु दानवपतिसे पराजित होकर हम स्थानभ्रष्ट हुए है, अधिक क्या ? हमलोग पर्वतके गुहाओमे वास करके अत्यन्त क्लेश भोग करते है, तो हमारी यह अवस्था देखकर भी

निर्जरानिर्गतानाकात्तेनसर्वेऽतिपीडिताः॥ एवंबहूनिवर्षाणिबभ्रमुर्गिरिगह्वरे॥२४॥ श्रांताःसर्वेतदाराजन्ब्रह्माणंशरणंययुः॥ प्रजापतिंजगन्नाथं रजोरूपंचतुर्मुखम् ॥२५॥ पद्मासनंवेदगर्भसेवितंमुनिभिःस्वजैः ॥ मरीचिप्रमुखैःशांतैर्वेदवेदाङ्गपारगैः ॥ २६ ॥ किन्नरैःसिद्धगंधर्वैश्चारणोरगपन्नगैः ॥ तुष्टुवुर्भयभीतास्तेदेवदेवंजगद्गुरुम् ॥२७॥ देवाऊचुः ॥ धातःकिमेतदखिलाऽऽर्तिहरांबुजन्मजन्माऽभिवीक्ष्यनदयांकुरुषेसुरान्यत्॥ संपीडितान्रणजितानसुराधिपेनस्थानच्युतान्गिरिगुहाकृतसन्निवासान् ॥ २८ ॥ पुत्रान्पिताकिमपराधशतैःसमेतान्संत्यज्यलोभरहितःकुरुतेऽतिदुःस्थान् ॥ यस्त्वंसुरांस्तवपदांबुजभक्तियुक्तान्दैत्याऽर्दितांश्चकृपणान्यदुपेक्षसेऽद्य ॥ २९ ॥ अमरभुवनराज्यंतेनभुक्तंनितांतंमखहविरपियोग्यंब्राह्मणैराददाति ॥ सुरतरुवरपुष्पंसेवतेऽसौदुरात्माजलनिधिनिधिभूतांगामसौसेवतेताम् ॥ ३० ॥ किंवागृणीमःसुरकार्यमद्भुतंजानासिदेवेश सुराऽरिचेष्टितम् ॥ ज्ञानेनसर्वंत्वमशेषकार्यवित्तस्मात्प्रभोतेप्रणताःस्मपादयोः ॥ ३१ ॥ यत्राऽपिकुत्राऽपिगतान्सुरानसौनानाचरित्रैःखलुपापमानसः॥ पीडांकरोत्येवसदुष्टचेष्टितस्त्राताऽसिदेवेशविधेहिशंविभो ॥ ३२ ॥

क्यों आपको दया नहीं होती ?॥ २८॥हे धातः ! पुत्र शतअपराधका अपराधी होनेपर भी लोभरहित पिता क्या उसको छोड़कर अतिशय क्लेश देते है ? हमलोग दानवांसे पीडित हुए है और विशेषकर आपके चरणकमलोंमे एकान्तभक्ति परायण है किन्तु, तो भी इन दीन लोगोकी आज आप उपेक्षा करते है ॥ २९॥ वह दुरात्मा सब प्रकारसे देवताओंका राज्य भोग करता है. यज्ञीयहविका योगभाग ब्राह्मणोंसे बलपूर्वक ग्रहण करता है पारिजात पुष्पोंका उपभोग करता है और जलनिधिकी निधिस्वरूप कामधेनु लेकर उसका भी भोग करता है॥ ३०॥असुरगणोंके अद्भुत कार्यके विषयमें और क्या कहें हे देवेश ! आप देवताओंके शत्रुओंकी सबही चेष्टा जानते है, क्योंकि आपको ज्ञानके द्वारा सब कार्य विदित होते है. अतएव हे प्रभो ! हम आपके चरणोंमें प्रणत है ॥ ३१ ॥ दानवपतिके चरित्र

अपवित्र और उसका मन पापसे कलुषित है. अतएव देवता जिस किसी स्थानमे जाते हैं, वही वह अनेक प्रकारसे क्लेश देता है हे देवेश ! आपही एकमात्र रक्षक है.अतएव हे विभो ! हमारा मंगलविधान कीजिये ॥ ३२ ॥ आप देवताओको अभीष्ट प्रदान करते हैं. आपही सबके आदि प्रजापति और विधाता है अतएव आप यदि मंगल न करेंगे, तो हम दारुण दावानलमें पीडित हो आपको छोड़ अन्य किस अमिततेज मंगलमय शान्तिकर्त्ताकी शरणमे जायँगे ? ॥ ३३ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! संपूर्ण देवताओने इस प्रकार स्तव करके अत्यन्त मलीन वदनसे हाथ जोड प्रजापतिको प्रणाम किया ॥ ३४ ॥ लोकपितामह उन देवताओंकी ऐसी अवस्था देख मधुरवचनसे सुख उत्पादन कर कहने लगे ॥ ३५ ॥ हे देवताओ ! मै क्या करूं ? वह दानव वर पानेके

नोचेद्वयंदावमहाऽग्निपीडिताःकंशांतिकर्तारमनंततेजसम् ॥ यामःप्रजेशंशरणंसुरेष्टंधातारमाद्यंपरिमुच्यकंशिवम् ॥ ३३ ॥ व्यासउवाच ॥ इतिस्तुत्वासुराःसर्वेप्रणेमुस्तंप्रजापतिम् ॥ बद्धांजलिपुटाःसर्वेविषण्णवदनाभृशम् ॥ ३४ ॥ तांस्तथापीडितान्दृष्ट्वातदालोकपितामहः ॥ उवाचश्लक्ष्णयावाचासुखंसंजनयन्निव ॥ ३५ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ किंकरोमिसुराःकामंदानवोवरदर्पितः ॥ स्त्रीवध्योऽसौनपुंवध्योविधेयंतत्रकिंपुनः ॥ ३६ ॥ व्रजामोऽद्यसुराःसर्वेकैलासंपर्वतोत्तमम् ॥ शंकरंपुरतःकृत्वासर्वकार्यविशारदम् ॥ ३७ ॥ ततोव्रजामवैकुंठंयत्रदेवोजनार्दनः ॥ मिलित्वादेवकार्यंचविमृशामोविशेषतः ॥ ३८ ॥ इत्युक्त्वाहंसमारुह्यब्रह्माकार्यसमुच्चये ॥ देवांश्चपृष्ठतःकृत्वाकैलासाभिमुखोययौ ॥३९॥ तावच्छिवोऽपितरसाज्ञात्वाध्यानेनपद्मजम् ॥ आगच्छंतंसुरैःसार्धंनिर्गतःस्वगृहाद्बहिः ॥ ४० ॥ दृष्ट्वापरस्परंतौतुकृताऽभिवादनौभृशम् ॥ प्रणतौचसुरैःसर्वैःसंतुष्टौसंबभूवतुः ॥ ४१ ॥ आसनानिपृथग्दत्त्वादेवेभ्योगिरिजापतिः ॥ उपविष्टेषुतेष्वेवनिषसादाऽऽसनेस्वके ॥ ४२ ॥

कारण अत्यन्त दर्पित है. वह स्त्रीसे मरेगा. अतएव इसका उपाय क्या है ? ॥ ३६ ॥ इस कारण हे देवताओ ! हम सब मिलकर पर्वतश्रेष्ठ कैलासको चलें, वहांसे देवकार्यविशारद शंकरको आगे करके॥ ३७ ॥वैकुण्ठमे देवदेव जनार्दनके निकट चले. वहां सब मिलित होकर देवकार्यसाधनके लिये विशेष परामर्श करेंगे ॥ ३८ ॥ इस प्रकार कार्यकी आज्ञा करके ब्रह्मा हंसपर चढ देवताओंके सहित कैलासपर्वतकी ओर चले ॥ ३९ ॥ शिवभी ध्यानयोगसे देवताओंके सहित पद्मयोनिका आगमन वृत्तान्त जान अपने गृहसे शीघ्र निकल कर आगे हुए ॥४० ॥ फिर दोनोका साक्षात् होनेपर शिव और ब्रह्मा आपसमे प्रणाम कर अत्यन्त संतोषको प्राप्त हुए,तब देवताओने उनको प्रणाम किया॥ ४१ ॥देवताओको पृथक् पृथक् आसनप्रदान करनेपर वे उनपर बैठे.पार्वतीपतिभी अपने आसनपर विराजमान

हुए ॥ ४२ ॥ वृषध्वजने ब्रह्मा और देवताओंसे कुशल प्रश्न कर उनके कैलास आनेका कारण पूँछा॥४३॥शिवजी बोले हे ब्रह्मन् ! इन्द्र इत्यादि देवताओंके सहित आप किस कारण इस स्थानमें आये हैं ? हे महाभाग ! इसका कारण क्या है ? उसको आप कहिये ॥ ४४ ॥ ब्रह्माजी बोले हे देवदेव ! महिष दानव स्वर्गवासी देवताओंको पीडित करता है, इसकारण देवता इन्द्रके सहित भयसे त्रस्त हो पर्वतोंकी गुहाओंमें भ्रमण करते हैं ॥४५ ॥ महिष और अन्यान्य दानव यज्ञभागका भोग करते है. अतएव लोकपाल पीडित होकर आज आपकी शरणागत हुए है ॥ ४६ ॥ हे शम्भो ! कार्यके भारी होनेसे मैं उनको आपके स्थानमें ले आया हूं इसकारण हे सुरेश्वर ! जिससे देवताओंका कार्य युक्ति अनुसार सिद्धहो आप वही कीजिये ॥ ४७ ॥ हे भूतभावन ! सब देवताओंका भार आपमेंही ( स्थित ) है

कृत्वातुकुशलप्रश्नंब्रह्माणंवृषभध्वजः ॥ पप्रच्छकारणंदेवान्कैलासाऽऽगमनेविभुः ॥ ४३ ॥ शिवउवाच ॥ किमत्राऽऽगमनंब्रह्मन्कृतंदेवैःसवासवैः॥भवताचमहाभागब्रूहितत्कारणंकिल ॥ ४४ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ महिषेणसुरेशानपीडिताःस्वनिवासिनः ॥ भ्रमंतिगिरिदुर्गेषुभयत्रस्ताःसवासवाः ॥ ४५ ॥ यज्ञभुग्महिषोजातस्तथाऽन्येसुरशत्रवः ॥ पीडितालोकपालाश्चत्वामद्यशरणंगताः ॥ ४६ ॥ मयातेभवनंशंभोप्रापिताःकार्यगौरवात्॥यद्युक्तंतद्विधत्स्वाद्यसुरकार्यंसुरेश्वर ॥४७॥ त्वयिभारोऽस्तिसर्वेषांदेवानांभूतभावन॥व्यासउवाच ॥ इतितद्वचनंश्रुत्वाशंकरःप्रहसन्निदम्॥४८॥ वचनंश्लक्ष्णयावाचाप्रोवाचपद्मजंप्रति॥ शिवउवाच॥ भवतैवकृतंकार्यवरदानात्पुराविभो ॥ ४९ ॥ अनर्थंदंचदेवानांकिंकर्तव्यमतःपरम् ॥ ईदृशोबलवाञ्छूरःसर्वदेवभयप्रदः ॥ ५० ॥ कासमर्थावरानारीतंहंतुंमददर्पितम् ॥ नमेभार्यानतेभार्यासंग्राममंगंतुमर्हति ॥ ५१ ॥ गत्वैवतेमहाभागेयुयुधातेकथंपुनः ॥ इंद्राणीचमहाभागनयुद्धकुशलाऽस्तिहि ॥ ५२ ॥ काऽन्याहंतुंसमर्थाऽस्तितंपापंमददर्पितम्॥ममेदंमतमद्यैवगत्वादेवंजनार्दनम् ॥ ५३ ॥

व्यासजी बोले हे राजन् ! शंकर यह वात सुन कुछेक हँसते हुए॥ ४८ ॥मधुरवचन द्वारा कमलयोनिसे कहने लगे. शिवजी बोले हे विभो ! वर देनेसे आपनेही पहिले॥ ॥ ४९ ॥देवताओंका अनर्थ कर कार्य किया हैं, अब फिर क्या करना चाहिये? वह ऐसा बलवान् और शूर है कि सब देवताओंको भी उसने भय उत्पादन किया है ॥ ५० ॥अतएव कौन ऐसी उत्तम स्त्री है, जो उस मदगर्वित दानवके मारनेमें समर्थहोगी ? तुम्हारी भार्या वा मेरी भार्या संग्राममें जानेको समर्थ नहीं होगी॥ ५१ ॥ और जो वे दोनो महाभागा समरमें जायँ तो वह किसप्रकार युद्ध करेंगी ? सौभाग्यशालिनी इन्द्राणी भी समरमें कुशल नहीं है॥ ५२ ॥अतएव अन्य कौन स्त्री उस पापबुद्धि

मदगर्वित दानवके मारनेमें समर्थ होगी ? अतएव मेरा अभिप्राय यही है कि अभी जनार्दनके समीप जाय ॥५३॥ उनका स्तव कर देवकार्यके निमित्त शीघ्र उनको नियोजित करें विष्णु बुद्धिमानोंमें अग्रणी है,इस कारण सब प्रयोजन संपादन विषयमें समर्थ है॥५४॥वासुदेवके सहित मिलित होकर कार्यका विचार करना चाहिये वह अपनी तीक्ष्ण बुद्धिसे परामर्श स्थिर कर कार्यसाधन करेंगे ॥५५॥व्यासजी बोले हे राजन् ! ब्रह्मादि सुरसत्तमगण रुद्रके इसप्रकार वचन सुन "यही हो" ऐसा कहकर शिवके सहित शीघ्र उठे ॥ ५६ ॥ तिस समय कार्यसिद्धिके निमित्त सब प्रसन्नचित्त हो उत्तम शकुन देखकर अपने २ वाहनपर चढ विष्णुपुरीको चले ॥ ५७ ॥ तब शीतस्पर्श सुगंधित वायु अनुकूलभावसे मन्द मन्द बहने लगा और पक्षीगण मार्गमें सर्वत्र ही मंगलध्वनि करने लगे ॥ ५८ ॥ आकाश निर्मल

स्तुत्वातंदेवकार्यायप्रेरयामःसुसत्वरम् ॥ सोऽतिबुद्धिमतांश्रेष्ठोविष्णुःसर्वार्थसाधने ॥ ५४ ॥ मिलित्वावासुदेवंवैकर्तव्यंकार्यचिंतनम् ॥
प्रपञ्चेनचबुद्ध्यासससंविधास्यतिसाधनम् ॥ ५५ ॥ व्यासउवाच ॥ इतिरुद्रवचःश्रुत्वाब्रह्माद्याःसुरसत्तमाः॥उत्थितास्तेतथेत्युक्त्वाशिवेनसहस
त्वराः ॥ ५६ ॥ स्वकीयैर्वाहनैःसर्वेययुर्विष्णुपुरंप्रति ॥ मुदिताःशकुनान्दृष्ट्वाकार्यसिद्धिकराञ्छुभान् ॥५७॥ ववुर्वाताःशुभाःशांताःसुगंधाः
शुभशंसिनः ॥ पक्षिणश्चशिवावाचस्तत्रोचुःपथिसर्वशः ॥ ५८ ॥ निर्मलंचाऽभवद्व्योमदिशश्चविमलास्तथा ॥ गमनेतत्रदेवानांसर्वंशुभमिवाभ
वत् ॥ ५९ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेपंचमस्कंधेसप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ व्यासउवाच ॥ तरसातेऽथसंप्राप्यवैकुंठंविष्णुवल्लभम्॥ददृशुः
सर्वशोभाढ्यंदिव्यगृहविराजितम् ॥ १ ॥ सरोवापीसरिद्भिश्चसंयुतंसुखदंशुभम् ॥ हंससारसचक्राह्वैःकूजद्भिश्चविराजितम् ॥ २ ॥ चंपकाऽशो
ककह्लारमंदारबकुलाऽवृतैः॥मल्लिकातिलकाऽऽम्रातयुतैःकुरबकादिभिः ॥ ३ ॥

और सब दिशाएँ निर्मल हुई,अधिक क्या देवताओंके गमनसमयमे समस्तही शुभकर होगया ॥ ५९॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कंधे भाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ व्यासजी बोले देवता शीघ्रतासहित विष्णु पालित वैकुण्ठमें पहुँच उसका अनिर्वचनीय सौन्दर्य देखने लगे कि, स्थान स्थानमें शोभायमान गृह विराजमान है ॥ १ ॥ उनके सन्मुख सरोवर और दीर्धिका कह्लार पुष्पसे शोभित हैं, कहीं नदियें बह रही है, तिनमें हंस सारस और चक्रवाकादि जलचर पक्षीगण श्रवणमनोहर ध्वनि करते करते विचरण करते हैं ॥ २ ॥ कहीं मनोहर उपवन है. उनमें चंपक, अशोक, मन्दार, बकुल, आम्रातक, तिलक, कुरवक और मल्लिका इत्यादि पुष्पतरु शोभायमान थे ॥ ३ ॥

तहां स्थान स्थानमें कोकिल और भ्रमरगण मनोहरझंकार शब्द और मोर नृत्य करतेथे ॥४॥ मध्यस्थलमें हरिका गगनस्पर्शी प्रासाद (महल) उसके सब दूसरे महल मनोहर स्थान स्थानमें रत्नखचित और विचित्र चित्रोंसे अलंकृत थे उसके मध्य मणिमय आसनपर विष्णु विराजमान हैं, सुनन्द और नन्दन इत्यादि पार्षदगण उनके ऐसे भक्त है कि, उनके चित्तकी वृत्ति अन्य कहींभी आसक्त नहीं होती. अतएव वे एकान्तचित्तसे उनकी भक्तिपरायण होकर उनका स्तव करते है॥५॥६॥ उस स्थानमें अप्सराओंके नृत्य और देवगंधर्व तथा किन्नरगण मनोहर मधुर स्वरसे संगीत करते हैं ॥ ७ ॥ जो वेदपाठमें आदर करते हैं. ऐसे शान्तस्वभाव मुनि वेदसूक्तपाठ करके उनका स्तव करते हैं ॥८॥ सुन्दराकृति द्वारपाल जय और विजय स्वर्णयष्टि धारण करके द्वारपर स्थित हैं. देवताओंने विष्णुपुरके समीप पहुँच

कोकिलारावसन्नादैःशिखंडैर्नृत्यरंजितैः ॥ भ्रमरारावरम्यैश्चदिव्यैरुपवनैर्युतम् ॥ ४ ॥ सुनंदनंदनाद्यैश्चपार्षदैर्भक्तितत्परैः ॥ संस्तुवद्भिर्युतंभक्तै रनन्यभववृत्तिभिः ॥ ५ ॥ प्रासादैरत्नखचितैःकांचनैश्चित्रमंडितैः ॥ अभ्रलिहैर्विराजद्भिःसंयुतंशुभसद्मकैः ॥ ६ ॥ गायद्भिर्देवगंधर्वैर्नृत्यद्भिर प्सरोगणैः ॥ रंजितंकिन्नरैःशश्वद्रक्तकंठैर्मनोहरैः ॥ ७ ॥ मुनिभिश्चतथाशान्तैर्वेदपाठकृताऽऽदरैः ॥ स्तुवद्भिःश्रुतिसूक्तैश्चमंडितंसदनंहरेः ॥८॥ तेचविष्णुगृहंप्राप्यद्वारपालौशुभाऽऽकृती ॥ वीक्ष्योचुर्जयविजयौहेमयष्टिधरौस्थितौ ॥९॥गत्वैकोऽप्युभयोर्मध्येनिवेदयतुसंगतान् ॥ द्वारस्था न्ब्रह्मरुद्रादीन्विष्णुदर्शनलालसान् ॥१०॥ व्यासउवाच ॥ विजयस्तद्वचःश्रुत्वागत्वाऽथविष्णुसन्निधौ ॥ सर्वान्समागतान्देवान्प्रणम्योवाच सत्वरः॥११॥ विजयउवाच ॥ देवदेवमहाराजरमाकांतसुरारिहन् ॥ समागताःसुराःसर्वेद्वारितिष्ठंतिवैविभो ॥१२॥ ब्रह्मारुद्रस्तथेंद्रश्चवरुणः पावकोयमः ॥ स्तुवंतिवेदवाक्यैस्त्वाममरादर्शनाऽर्थिनः॥१३॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंविष्णुर्विजयस्यरमापतिः ॥ निर्जगामगृहात्तू र्णंसुरान्समधिकोत्सवः॥ १४ ॥

उनको अवलोकन करके कहा ॥ ९ ॥ तुम दोनोंमेंसे एक जन विष्णुके समीप जाकर निवेदन करो कि, ब्रह्मा और रुद्रादि देवता मिलित होकर आपके दर्शनकी लालसासे द्वारपर खडे है॥१०॥व्यासजी बोले हे महाराज ! विजयने उनका वचन सुन शीघ्र विष्णुके समीप जाय प्रणाम कर संपूर्ण देववाओंके आनेका वृत्तान्त निवेदन करके कहा ॥११॥ हे महाराज ! संपूर्ण सुरशत्रु संहार करनेसे आप संपूर्ण देवताओंके परमाराध्य देवता हैं. अतएव हे रमानाथ ! इस समय सब देवता आनकर आपके द्वारपर खडे हुए हैं ॥१२॥ हे विभो ! ब्रह्मा, रुद्र, इन्द्र, वरुण, पावक, और यम इत्यादि देवतालोग आपके दर्शनकी लालसासे वेदवाक्यद्वारा आपकी स्तुति कर रहे हैं ॥१३॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! रमापति विष्णु विजयके वचन सुनकर अत्यन्त आनन्दित हुए और देवताओंसे भेट करनेके लिये

उत्सुक होकर तत्काल गृहसे बाहर निकले॥ १४॥ तब हरिने उनके निकट जाय द्वारपर खडे हुए देवताओंको अतिदुःखी तथा श्रमसे कातर देख प्रीतिपूर्ण अनुकूल दृष्टिसे मनको प्रसन्न किया॥ १५॥ तिसकाल संपूर्ण देवता उन वेदविदित दैत्यारि देवदेव जगन्नाथको प्रणाम करके स्तव करने लगे ॥ १६॥ देवता बोले हेदेवदेव! आप सृष्टि स्थिति और संहारकारक होकरभी दयाके सागर और जगत्के एकमात्र आश्रय है.हे महाराज!हम आपकी शरणागत हैं, इस कारण आप हमारी रक्षा कीजिये ॥ १७॥ देवताओंका इस प्रकार स्तव सुनकर विष्णुने कहा हे देवताओ!तुम आसनपर बैठकर अपना अपना कुशलवृत्तान्त कहो,सबके मिलित होकर इस स्थानमे आनेका क्या कारण है? ॥ १८ ॥ तुम दीनचित्त दुःखसे व्याकुल और इतने चिन्तातुर क्यो हुए हो?हे देवताओ!तुम किस कार्यके लिये ब्रह्मा और रुद्रके

गत्वावीक्ष्यहरिर्देवान्द्वारस्थाञ्छ्रमकर्शितान् ॥ प्रीतिप्रवणयादृष्ट्याप्रीणयामासदुःखितान् ॥ १५ ॥ प्रणेमुस्तेसुराःसर्वेदेवदेवंजनार्दनम् ॥
तुष्टुवुश्चसुरारिंतंवाग्भिर्वेदविनिश्चितम् ॥ १६ ॥ देवाऊचुः ॥ देवदेवजगन्नाथसृष्टिस्थित्यंतकारक ॥ दयासिंधोमहाराजत्राहिनःशरणाऽऽग
तान् ॥ १७ ॥ विष्णुरुवाच ॥ विशंतुनिर्जराःसर्वेकुशलंकथयंतुवः ॥ आसनेषुकिमर्थंवैमिलिताःसमुपागताः ॥ १८ ॥ चिंताऽऽतुराःकथंजाता
विपण्णादीनमानसाः ॥ ब्रह्मरुद्रेणसहिताःकार्यं प्रब्रूतसत्वरम् ॥ १९ ॥ देवाऊचुः ॥ महिषेणमहाराजपीडिताःपापकर्मणा ॥ असाध्येनाऽ
तिदुष्टेनवरदृप्तेनपापिना ॥ २० ॥ यज्ञभागानसौभुंक्तेब्राह्मणैःप्रतिपादितान् ॥ अमरागिरिदुर्गेषुभ्रमंतिचभयाऽऽतुराः ॥ २१ ॥ वरदानेनधा
तुःसदुर्जयोमधुसूदन ॥ तस्मात्त्वांशरणंप्राप्ताज्ञात्वातत्कार्यगौरवम् ॥ २२ ॥ समर्थोऽसिसमुद्धर्तुंदैत्यमायाविशारद ॥ कुरुकृष्णवधोपायं
तस्यदानवमर्दन ॥ २३ ॥ धात्रातस्मैवरोदत्तोह्यवध्योऽसिनरैःकिल ॥ कास्त्रीत्वेवंविधाबालायाहन्यात्तंशठंरणे ॥ २४ ॥

सहित मिलित होकर इस स्थानमें आये हो ? सो शीघ्र कहो ॥ १९ ॥ देवता बोले हे महाराज ! महिषासुर अति दुष्टस्वभाव और विशेषकर सदाही पापकार्यमे निरत है, अब वह पापिष्ठ वर पानेके कारण अत्यन्त उद्धत होकर हमको निरन्तर क्लेश देता है॥ २० ॥ अधिक क्या ? ब्राह्मणलोग जो यज्ञ संपन्न करते है वह उन सब यज्ञोंका भाग भोग करता है, अतएव हम उसके भयसे कातर होकर गिरिदुर्गमे भ्रमण करते है ॥ २१ ॥ हे मधुसूदन ! विधाताके वरदानसे वह दुर्जय है, इसलियेही हम उस कार्यको भारी विचार कर आपकी शरणमे आये है ॥ २२ ॥ हे कृष्ण ! आपही दैत्योकी संपूर्ण माया जानते है कारण आपही दानवोंका विनाश करते हैं, अत एव इस विपद्से हमको उद्धार करनेमे आपही समर्थ हैं, आपही उसके वधका उपाय विचारिये॥ २३ ॥ विधाताने उसको यह वर दिया है कि,

तू पुरुषसे अवध्य होगा, अतएव उस शठको समरमें निहत करसके, ऐसी बलशालिनी स्त्री कौन है ? ॥ २४ ॥ महिष वरदानके बलसे अति दुरात्मा हुआ है. अतएव उमा लक्ष्मी, शची, वा विद्या कौन स्त्री उसको मार सकेगी ? ॥ २५ ॥ अतएव हे भक्तवत्सला ! आपही भुवनके रक्षक हैं इस समय बुद्धिसे भलीभाँति इसकी मृत्युका कारण विचारकर जिससे देवताओंका कार्य सिद्ध हो, वही कीजिये ॥ २६ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! विष्णुने इस प्रकार उनके वचन सुनकर हँसते हँसते उनसे कहा, मैंने पहिले संग्राम किया था, किन्तु यह असुर उसमेंभी न मरा ॥ २७ ॥ यदि इस समय देवताओंकी निजनिज शक्तिके अंश और रूपसे कोई वरारोहा रमणी उत्पन्न हो तो वह ललना बलपूर्वक उसका विनाश करै ॥ २८ ॥ हम लोगोंकी शक्तिके अंशसे नारीके निर्मित होनेपर वह

उमामावाशचीविद्याकासमर्थाऽस्यघातने ॥ महिषस्याऽतिदुष्टस्यवरदानबलादपि ॥ २५ ॥ विचिन्त्यबुद्ध्यायत्सर्वंमरणस्याऽस्यकारणम् ॥ कुरुकार्यंचदेवानांभक्तवत्सलभूधर ॥ २६ ॥ व्यासउवाच ॥ श्रुत्वातद्वचनंविष्णुस्तानुवाचहसन्निव ॥ युद्धंकृतंपुराऽस्माभिस्तथाऽपि नमृतोह्यसौ ॥ २७ ॥ अद्यसर्वसुराणांवैतेजोभीरूपसंपदा ॥ उत्पन्नाचेद्वरारोहासाहन्यात्तंरणेबलात् ॥ २८ ॥ हयारिंवरदृप्तंचमायाशतविशारदम् ॥ हंतुंयोग्याभवेन्नारीशक्त्यंशैर्निर्मिताहिनः ॥ २९ ॥ प्रार्थयंतुचतेजोंशान्स्त्रियोऽस्माकंतथापुनः ॥ उत्पन्नैस्तैश्चतेजोंशैस्तेजोराशिर्भवेद्यथा ॥ ३० ॥ आयुधानिवयंदद्मःसर्वेरुद्रपुरोगमाः ॥ तस्यैसर्वाणिदिव्यानित्रिशूलादीनियानिच ॥ ३१ ॥ सर्वाऽऽयुधधरानारीसर्वतेजःसमन्विता ॥ हनिष्यतिदुरात्मानंतंपापंमदगर्वितम् ॥ ३२ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तवतिदेवेशेब्रह्मणोवदनात्ततः ॥ स्वयमेवोद्भौतेजोराशिश्चातीवदुःसहः ॥ ३३ ॥ रक्तवर्णंशुभाकारंपद्मरागमणिप्रभम् ॥ किंचिच्छीतंतथाचोष्णंमरीचिजालमंडितम् ॥ ३४ ॥

शतशत माया विशारद बलदर्पित महिषका संहार करसकेगी ॥ २९ ॥ अतएव तुमलोग अपनी अपनी स्त्रीके संग मिलकर तैजस अंशके निकट प्रार्थना करो कि उत्पन्न हुआ सब तेज मिलकर स्त्रीरूप हो ॥ ३० ॥ तब रुद्रादि देवताओंके त्रिशूल इत्यादि जो सब दिव्य अस्त्र है, हम सब वह सब आयुध उनको देंगे॥ ३१ ॥ इसके उपरान्त वह नारी संपूर्ण तेजःपुंजसे परिपूर्ण होकर संपूर्ण आयुध धारणपूर्वक मदगर्वित दुष्टस्वभाव पापिष्ठ असुरको विनाश करेगी ॥ ३२ ॥ व्यासजी बोले देवेश विष्णुके इस प्रकार कहतेही ब्रह्माजीके मुखमण्डलसे स्वयंही अतिदुःसह तेजोराशि प्रादुर्भूत हुई ॥ ३३ ॥ यह तेज पद्मरागमणिके समान रक्तवर्ण, कुछेक शीतल और उष्ण सुंदर अवयव ( अंग ) युक्त और मरीचिमालासे मण्डित था ॥ ३४ ॥

महाराज ! विपुलविक्रम महात्मा हरि और हरभी उस निकले हुए तेजको देखकर आश्चर्यमें हुए ॥ ३५ ॥ इसके पीछे फिर शंकरके शरीरसे जो अतिअद्भुत
विपुलतेज निकला वह रौप्यवर्ण, भयानक, दुःसह और अत्यन्त कष्टसेभी नहीं देखा जाता था॥ ३६॥ वह पर्वतके शिखरकी समान विशाल और दूसरे तमोगुणकी
समान भयंकर था उसको देखनेसे देवताओंको आश्चर्य और दैत्योंको भय उदय हुआ ॥ ३७॥ इसके उपरान्त नीलवर्ण सत्त्वगुणयुक्त महाद्युति अपर तेजोराशिके
समान विष्णुके शरीरसे निकली ॥ ३८॥ फिर सुरपति वासवके शरीरसे जो दुःसह तेज निकला. वह अतिसुंदर और त्रिगुणमय था, अतएव वह विचित्रवर्ण था॥
॥ ३९॥ कुबेर, यम, अग्नि वरुणके शरीरसे एकवारही महत् तेजःपुञ्ज प्रादुर्भूत हुआ ॥ ४०॥ और अन्यान्य देवताओंके शरीरसे भी अत्यन्त भास्वर ( प्रकाश
निःसृतंहरिणादृष्टंहरेणचमहात्मना ॥ विस्मितौतौमहाराजबभूवतुरुरुक्रमौ ॥ ३५ ॥ शंकरस्यशरीरात्तुनिःसृतंमहदद्भुतम् ॥ रौप्यवर्णमभूत्ती
व्रंदुर्दर्शंदारुणंमहत् ॥ ३६ ॥ भयंकरंचदैत्यानांदेवानांविस्मयप्रदम् ॥ घोररूपंगिरिप्रख्यंतमोगुणमिवाऽपरम् ॥ ३७ ॥ ततोविष्णुशरीरात्तुते
जोराशिमिवाऽपरम् ॥ नीलंतत्त्वगुणोपेतंप्रादुरासमहाद्युति ॥ ३८ ॥ ततश्चेंद्रशरीरात्तुचित्ररूपंदुरासदम् ॥ आविरासीत्सुसंवृत्तंतेजःसर्वगुणा
ऽऽत्मकम् ॥ ३९ ॥ कुबेरयमवह्नीनांशरीरेभ्यःसमंततः ॥ निश्चक्राममहत्तेजोवरुणस्यतथैवच ॥ ४० ॥ अन्येषांचैवदेवानांशरीरेभ्योऽतिभा
स्वरम् ॥ निर्गतंतन्महातेजोराशिरासीन्महोज्ज्वलः ॥ ४१ ॥ तंदृष्ट्वाविस्मिताःसर्वेदेवाविष्णुपुरोगमाः ॥ तेजोराशिंमहादिव्यंहिमाचलमि
वाऽपरम् ॥ ४२ ॥ पश्यतांतत्रदेवानांतेजःपुंजसमुद्भवा ॥ बभूवातिवरानारीसुंदरीविस्मयप्रदा ॥ ४३ ॥ त्रिगुणासामहालक्ष्मीःसर्वदेवशरी
रजा ॥ अष्टादशभुजारम्यात्रिवर्णाविश्वमोहिनी ॥४४॥ श्वेताऽऽननाकृष्णनेत्रासंरक्ताऽधरपल्लवा ॥ ताम्रपाणितलाकांतादिव्यभूषणभूषिता ॥
॥ ४५ ॥ अष्टादशभुजादेवीसहस्रभुजमंडिता ॥ संभूताऽसुरनाशायतेजोराशिसमुद्भवा ॥ ४६ ॥
मान ) तेज निकला. तिसकाल उस महातेजका समूह मिलकर अतिउज्ज्वल होगया ॥ ४१ ॥ दूसरे हिमाचलकी समान वह महान् दिव्यतेजोराशि देखकर विष्णु
इत्यादि सपूर्ण देवतालोग विस्मित हुए ॥४२॥ देवता इकटक नेत्रोंसे देख रहे थे, इसी अवसरमें उस तेजःपुजसे एक अद्वितीय सुंदरी स्त्रीने उत्पन्न होकर उनको
आश्चर्यउत्पादन किया ॥ ४३ ॥ सब देवताओंके शरीरसे जो त्रिगुण रमणीय शक्ति उत्पन्न हुई वह साक्षात् महालक्ष्मी थीं. उन त्रिवर्णधारिणी विश्वमोहिनीके
अठारह बाहु ॥ ४४॥ मुखमण्डल श्वेतवर्ण नयन कृष्णवर्ण अधरपल्लव रक्तवर्ण और हथेली ताम्रवर्णी थीं । उन्होंने दिव्यभूषणोंसे भूषित होकर मनोहर कान्ति
धारण की थी॥ ४५॥ देवी परा शक्तिके हजार बाहु होनेपर भी इस समय वह असुरोंको मारनेके लिये तेजोराशिसे अठारहही भुजायुक्त होकर प्रगट हुई॥ ४६॥

जन्मेजयने कहा हे मुनिसत्तम कृष्ण ! आप सब प्रकार सौभाग्यमें परिपूर्ण और सर्वज्ञ है अतएव आपसे कोई बात छिपी नहीं है इस कारण उनके शरीरकी उत्पत्तिका विषय विस्तारसहित वर्णन कीजिये ॥ ४७ ॥ हे देव ! सब देवताओंका तेज क्या इकट्ठा हुआ था ? अथवा पृथक् पृथक् था और उसके सब अंग क्या तेजोमय हुए थे ? ॥ ४८ ॥ मुख नासिका नेत्र इत्यादि सब अंग क्या पृथक् पृथक् तेजके विभागसे वा संपूर्ण तेजके मिलित होनेसे उत्पन्न हुए थे ? ॥ ४९ ॥ शरीर और अंगकी उत्पत्ति विस्तारसहित कहिये और जिस जिस देवताओंके तैजस अंशसे जो जो अंग उत्पन्न हुए थे, यह भी कहिये ॥ ५० ॥ देवताओंने उसके अंगमें जो जो आभरण और आयुध दिया था, आपके मुखकमलसे उस वृत्तान्त सुननेकी अत्यन्त इच्छाहै ॥ ५१ ॥ हे ब्रह्मन् ! मै आपके मुखकमलसे निकला हुआ महालक्ष्मीका चरित्ररूप सुधामय रसपान करके तृप्तिलाभ नहीं करसक्ता ॥ ५२ ॥ सूतजी बोले सत्यवतीतनय श्रीवेदव्यासजी राजाके यह वचन सुन उनको मधुरवचनोंसे प्रसन्न करके कहने लगे ॥ ५३ ॥ हे कुरुवर ! आप अतिभाग्यवान् है, नहीं तो आपकी इस प्रकार प्रवृत्ति क्यों होती ? इस कारण अपनी बुद्धिके अनुसार विस्तारपूर्वक उनके देहकी उत्पत्तिका विषय तुमसे कहता हूं सुनो ॥ ५४ ॥ साक्षात् रुद्र, क्या ब्रह्मा, क्या हरि, क्या इन्द्र, कभी यथायोग्य उनके रूपका वर्णन करनेमे समर्थ नहीं है ॥ ५५ ॥ तुमसे पहिलेही कहा है कि, वचनके आरंभमात्रमे ही वह उत्पन्न हुई इस निमित्त देवीका रूप वा सादृश्यका विषय किसप्रकार जान सक्ता हूं ॥ ५६ ॥ वह नित्या है अतएव सदाही सत्स्वरूप है, वह एकरूपा होकर भी देवताओंका भारी कार्य सिद्ध करनेके लिये अनेकरूप धारण करती है ॥ ५७ ॥

जनमेजयउवाच ॥ कृष्णदेवमहाभागसर्वज्ञमुनिसत्तम ॥ विस्तरंब्रूहितस्यास्त्वंशरीरस्यसमुद्भवम् ॥ ४७ ॥ एकीभूतंचसर्वेषांतेजःकिंवापृथक्स्थितम् ॥ अंगानिचैवतस्यास्तुसर्वतेजोमयानिवा ॥ ४८ ॥ भिन्नभागविभागेनजातान्यंगानियानितु ॥ मुखनासाऽक्षिभेदेनसर्वत्रैकभवानिच ॥ ४९ ॥ ब्रूहितद्विस्तरंव्यासशरीरांगसमुद्भवम् ॥ बभूवयस्यदेवस्यतेजसोंऽगंयदद्भुतम् ॥ ५० ॥ आयुधाऽऽभरणादीनिदत्तानियैर्यथायथा ॥ तत्सर्वंश्रोतुकामोऽस्मित्वन्मुखांबुजनिर्गतम् ॥ ५१ ॥ नहितृप्याम्यहंब्रह्मन्सुधामयरसंपिबन् ॥ चरितंचमहालक्ष्म्यास्त्वन्मुखांभोजनिःसृतम् ॥ ५२ ॥ सूतउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाराज्ञःसत्यवतीसुतः ॥ उवाचमधुरंवाक्यंप्रीणयन्निवभूपतिम् ॥ ५३ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्महाभागविस्तरेणब्रवीमिते ॥ यथामतिकुरुश्रेष्ठतस्यादेहसमुद्भवम् ॥ ५४ ॥ नब्रह्मानहरिःसाक्षान्नरुद्रोनचवासवः ॥ याथातथ्येनतद्रूपंवक्तुमीशःकदाचन ॥ ५५ ॥ कथंजानाम्यहंदेव्यायद्रूपंयादृशंयतः ॥वाचारंभणमात्रंतदुत्पन्नेतिब्रवीमियत् ॥ ५६ ॥ सानित्यासर्वदैवास्तेदेवकार्यार्थसिद्धये ॥ नानारूपात्वेकरूपाजायतेकार्यगौरवात् ॥ ५७ ॥

स्वभावतः नटका रूप एक होनेपरभी वह जिसप्रकार मनुष्योंका चित्त प्रसन्न करनेके निमित्त अनेक रूपमें दिखाई देता है, इसीप्रकार स्वभावसे एकरूप होकर ॥ ॥ ५८ ॥ यह निर्गुणा देवी अरूपा होकर देवताओंका कार्य संपादन करनेको अपनी लीलासे सत्वादिगुणयुक्त अनेक रूप धारण करती हैं॥ ५९ ॥ कहीं कार्यके अनुसार कहीं कर्मानुसार धातुका अर्थ, और गुणयुक्त मुख्य तथा गौण उनके अनेक नाम होते है ॥ ६० ॥ इस कारण हे नराधिप ! तेजसे जिसप्रकार उनका मनोहररूप प्रगट हुआ था, मैं अपने ज्ञानानुसार आपके निकट उसीका वर्णन करता हूं ॥ ६१ ॥ शंकरके तेजसे उनका विमल श्वेतवर्ण और मनोहर मुखकमल उत्पन्न हुआ था ॥ ६२ ॥ उनके चिकने केश यमके तेजसे उत्पन्न हुए, यह केश जानुपर्य्यन्त लम्बित कुटिलाग्र कृष्णवर्ण और मनोहर थे ॥ ६३ ॥

यथानटोरंगगतोनानारूपोभवत्यसौ ॥ एकरूपस्वभावोऽपिलोकरंजनहेतवे ॥ ५८ ॥ तथैषादेवकार्यार्थमरूपाऽपिस्वलीलया ॥ करोतिबहुरूपाणिनिर्गुणासगुणानिच॥ ५९॥ कार्यकर्माऽनुसारेणनामानिप्रभवंतिहि ॥ धात्वर्थगुणयुक्तानिगौणानिसुबहून्यपि ॥ ६० ॥ तद्वै बुद्ध्यनुसारेणप्रब्रवीमिनराधिप ॥ यथातेजःसमुद्भूतंरूपंतस्यामनोहरम् ॥ ६१ ॥ शंकरस्यचयत्तेजस्तेनतन्मुखपंकजम् ॥ श्वेतवर्णंशुभाकारमजायतमहत्तरम् ॥ ६२ ॥ केशास्तस्यास्तथास्निग्धायाम्येनतेजसाऽभवन् ॥ वक्राऽग्राश्चाऽतिदीर्घावैमेघवर्णामनोहराः ॥ ६३ ॥ नयनत्रितयंतस्याजज्ञेपावकतेजसा ॥ कृष्णंरक्तंतथाश्वेतंवर्णत्रयविभूषितम् ॥ ६४ ॥ वक्रेस्निग्धेकृष्णवर्णेसंध्ययोस्तेजसाभ्रुवौ ॥ जातेदेव्याःसुतेजस्केकामस्यधनुषीवते ॥६५॥ वायोश्चतेजसाशस्तौश्रवणौसंबभूवतुः ॥ नाऽतिदीर्घौनाऽतिह्रस्वौदोलाविवमनोभुवः ॥ ६६ ॥ तिलपुष्पसमाऽऽकारानासिकासुमनोहरा ॥ सजातास्निग्धवर्णावैधनदस्यचतेजसा ॥ ६७ ॥ दंताःशिखरिणःश्लक्ष्णाःकुंदाग्रसदृशाःसमाः ॥ संजाताःसुप्रभाराजन्प्राजापत्येनतेजसा ॥ ६८ ॥

उनके तीनो नेत्र पावकके तेजसे उत्पन्न थे. इन सबके तारा कृष्ण वर्ण, मध्यस्थल श्वेतवर्ण और प्रान्तभाग रक्तवर्णका था ॥ ६४ ॥ देवीकी कृष्णवर्ण दोनो भौहे दोनो संध्याओंके तेजसे उत्पन्न हुई थीं. ये दोनो भौहे चिकनी, वक्र और कामकार्मुककी समान तेजस्कर थीं ॥ ६५ ॥ वायुके तेजसे उनके दोनो कान उत्पन्न हुए. बहुत बडे और बहुत छोटेभी नहीं थे. कामदेवके दोला [ तराजूके पल्ले ] की समान अत्यन्त मनोहर थे ॥ ६६ ॥ धनदके तेजसे उनकी नासिका उत्पन्न हुई वह तिलककुसुमकी समान स्निग्धवर्ण और अत्यन्त मनोरम थी ॥ ६७ ॥ हे राजन् ! उनके सब दांत दक्षादिके तेजसे उत्पन्न हुए. वह कुन्दकुसुमकीसमान श्रेणीबद्ध. मसृण ( चिकने ) और द्युतिशाली थे ॥ ६८ ॥

उनके अत्यन्त रक्तवर्ण अधर अरुणके तेजसे और मनोहर ओष्ठ कार्तिकके तेजसे उत्पन्न हुए ॥ ६९ ॥ उनकी अठारह बाहु विष्णुके तेजसे और रक्तवर्ण सब अंगुलिये वसुगणोंके तेजसे उत्पन्न हुई ॥७०॥उनके उत्तम दोनों स्तन सोमके तेजसे और त्रिवलीयुक्त मध्यस्थल इन्द्रके तेजसे उत्पन्न हुआ॥७१॥उनकी जंघा और दोनो ऊरु वरुणके तेजसे और विपुल नितम्ब पृथ्वीके तेजसे उत्पन्न हुए ॥७२॥ हे राजन् ! इसप्रकार देवताओंके तेजःपुंजसे यह नारी उत्पन्न हुई. उनके सब अंग सुंदर, रूप अनुपम और स्वर अतीव मधुर था ॥ ७३ ॥ अधिक क्या ? उस चारुलोचनाके सभी अवयव मनोहर थे, महिषासुरसे पीडित देवता उस शोभना देवीको देखकर हर्षित हुए ॥७४ ॥ तिस समय विष्णुने देवताओंसे कहा हे देवताओ ! तुम इनको शुभदायक सब आयुध और आभरण प्रदान करो ॥

अधरश्चाऽतिरक्तोस्याःसंजातोरुणतेजसा ॥ उत्तरोष्ठस्तथारम्यःकार्तिकेयस्यतेजसा ॥ ६९ ॥ अष्टादशभुजाकाराबाहवोविष्णुतेजसा ॥ वसूनांतेजसांगुलयोरक्तवर्णास्तथाऽभवन् ॥ ७० ॥ सौम्येनतेजसाजातंस्तनयोर्युग्ममुत्तमम् ॥ ऐंद्रेणाऽस्यास्तथामध्यंजातंत्रिवलिसंयुतम् ॥ ॥७१॥ जंघोरूवरुणस्याऽथतेजसासंबभूवतुः॥नितंबःसतुसंजातोविपुलस्तेजसाभुवः॥७२॥एवंनारीशुभाकारासुरूपासुस्वराभृशम् ॥ समुत्पन्नातथाराजंस्तेजोराशिसमुद्भवा ॥ ७३ ॥ तांदृष्ट्वासुष्टुसर्वांगींसुदतींचारुलोचनाम् ॥ मुदंप्रापुःसुराःसर्वेमहिषेणप्रपीडिताः ॥ ७४॥ विष्णुस्त्वाहसुरान्सर्वान्भूषणान्यायुधानिच ॥ प्रयच्छंतुशुभान्यस्यैदेवाःसर्वाणिसांप्रतम् ॥ ७५ ॥ स्वायुधेभ्यःसमुत्पाद्यतेजोयुक्तानिसत्वराः॥ समर्पयंतुसर्वेऽद्यदेव्यैनानाऽऽयुधानिवै ॥ ७६ ॥ इतिश्रीदे०म०पंचमस्कंधेदेवीमाहात्म्येस्वरूपोद्भवोनामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ व्यासउवाच ॥ देवाविष्णुवचःश्रुत्वासर्वेप्रमुदितास्तदा ॥ ददुश्चभूषणान्याऽऽशुवस्त्राणिस्वायुधानिच ॥ १ ॥ क्षीरोदश्चांबरेदिव्येरक्तेसूक्ष्मेतथाऽजरे ॥ निर्मलंचतथाहारंप्रीतस्तस्यैसुमंडितम् ॥ २ ॥ ददौचूडामणिंदिव्यंसूर्यकोटिसमप्रभम् ॥ कुंडलेचतथाशुभ्रेकटकानिभुजेषुवै ॥ ३ ॥

॥७५॥तुम सब अभी अपने अपने आयुधसे तेजःसंपन्न अनेक आयुध उत्पन्न करके देवीको समर्पण करो॥७६॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कंधे भाषाटीकायामष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ व्यासजी बोले देवता विष्णुके वचन सुन संतुष्ट हो तत्काल भूषण, वस्त्र और अपने अपने आयुध देने लगे ॥ १ ॥ क्षीरोद समुद्रने प्रसन्न होकर उनको सुसज्जित विमल हार और अजर सूक्ष्म रक्तवर्ण दिव्य दो वस्त्र दिये ॥ २ ॥ विश्वकर्माने प्रसन्नचित्त होकर उनको मस्तकमे करोड सूर्यकी समान प्रभाव शाली दिव्य चूडामणि, कर्णमे शुभ्रवर्ण कुंडल हाथमें वलय ( कंकण ) दिये ॥ ३ ॥

केयूर ( बाजूबंद ) और अनेकप्रकारके रत्नसे खचित कङ्कण ॥ ४ ॥ तथा सुंदर पैरोमें शब्दायमान रत्नभूषित विमलकान्ति, सूर्यके समान उज्ज्वल, दो नूपुर दिये॥५॥महार्णवकी समान अगाधबुद्धिशाली उस सुरशिल्पीने उनको रमणीय ग्रीवाभूषण और परमज्योतिर्मय रत्नखचित उत्तम उत्तम सब अंगुलीयक,(अँगूठी) प्रदान किये ॥ ६ ॥ जो कमल किसी समयभी नहीं कुँभलाते, गंधमें भरकर अंध हो भौरे जिसका अनुगमन करते है. वरुणने वही कमलमाला और वैजयन्ती माला अर्पण करी ॥ ७ ॥ हिमवानने संतुष्ट होकर उनको नानाविध रत्न और सवारीके लिये कनकवर्ण मनोहर सिह प्रदान किया ॥ ८ ॥ तिसकाल वह वरा रोहा सर्वलक्षणसंपन्ना प्रधाना कल्याणदायिनी कामिनी दिव्यभूपणोसे भूषित होकर सिंहके ऊपर शोभा पाने लगी ॥९॥ उस समय विष्णुने अपने चक्रसे अपर एक

केयूरान्कंकणान्दिव्यान्नानारत्नविराजितान् ॥ ददौतस्यैविश्वकर्माप्रसन्नेंद्रियमानसः ॥ ४ ॥ नूपुरौसुस्वरौकांतौनिर्मलौरत्नभूषितौ ॥ ददौ सूर्यप्रतीकाशौत्वद्यातस्यैसुपादयोः ॥ ५ ॥ तथाग्रैवेयकंरम्यंददौतस्यैमहार्णवः ॥ अंगुलीयकरत्नानितेजोवंतिचसर्वशः ॥ ६ ॥ अम्लानपं कजांमालांगंधाढ्यांभ्रमराऽनुगाम् ॥ तथैववैजयंतींचवरुणःसंप्रयच्छत ॥ ७ ॥ हिमवानथसंतुष्टोरत्नानिविविधानिच ॥ ददौचवाहनं सिंहं कनकाभंमनोहरम् ॥ ८ ॥ भूषणैर्भूषितादिव्यैःसारराजवराशुभा ॥ सिंहारूढावरारोहासर्वलक्षणसंयुता ॥ ९ ॥ विष्णुश्चक्रात्समुत्पाद्यददाव स्यैरथांगकम् ॥ सहस्राऽरंसुदीप्तंचदेवाऽरिशिरसांहरम् ॥ १० ॥ स्वत्रिशूलात्समुत्पाद्यशंकरःशूलमुत्तमम् ॥ ददौदेव्यैसुरारीणांकृंतनंभयना शनम् ॥ ११ ॥ वरुणश्चप्रसन्नात्माददौशंखंसमुज्ज्वलम् ॥ घोषवंतंस्वशंखात्तुसमुत्पाद्यसुमंगलम् ॥ १२ ॥ हुताशनस्तथाशक्तिंशतघ्नींसुम नोजवाम् ॥ प्रायच्छत्तुप्रसन्नात्मातस्यैदैत्यविनाशिनीम् ॥ १३ ॥ इषुधिंबाणपूर्णंचचापंचाद्भुतदर्शनम् ॥ मारुतोदत्तवांस्तस्यैदुराकर्षखर स्वरम् ॥ १४ ॥ स्ववज्राद्वज्रमुत्पाद्यददाविंद्रोऽतिदारुणम् ॥ घंटामैरावतात्तूर्णंसुशब्दांचाऽतिसुंदराम् ॥ १५ ॥ ददौदंडंयमःकामंकालदंडस मुद्भवम् ॥ येनांतंसर्वभूतानामकरोत्कालआगते ॥ १६ ॥

असुरशिरोहर सहस्रार तेजोमय चक्र उत्पन्न करके उनको दिया ॥ १० ॥ शंकरने अपने शूलसे देवताओका भयनाशक और असुरनाशक एक उत्तम शूल उत्पन्न करके देवीको दिया ॥ ११ ॥ वरुणने प्रसन्नचित्त हो अपने शंखसे मंगलमय घोररव अतिउज्ज्वल शंख उत्पन्न करके उनको दिया ॥ १२ ॥ जो शतघ्नी शक्ति यमके समान अत्यन्त वेगसे दैत्योंका विनाश करती है. हुताशनने प्रसन्नचित्तसे उनको वही शक्ति दी ॥ १३ ॥ जो अति कठिनतासे खेचाजाय और जिसका शब्द अत्यन्त कठोर है. ऐसा अद्भुत दर्शन चाप और बाणपूर्ण तरकस अमरप्रवर मारुतने उनको दिया ॥ १४ ॥ इन्द्रने अपने वज्रसे अतिदारुण वज्र उत्पन्न करके और ऐरावतसे शब्दायमान घंटा लेकर तत्काल उनको दिया ॥ १५ ॥ कालपूर्ण होनेपर जिस दण्डसे सब भूतोंका विनाश करते है, यमने उसी कालदंडसे

मनोहर दण्ड उत्पन्न करके उनको दिया ॥ १६ ॥ ब्रह्माजीने हर्षमें भरकर गंगाजलपूर्ण दिव्यकमण्डलु और वरुणने पाश दिया ॥ १७ ॥ हे नराधिप ! कालने खड्ग और चर्म व विश्वकर्माने उनको तीक्ष्ण परशु दिया ॥ १८ ॥ धनपतिने सुवर्णमय सुरापूर्ण पानपात्र और वरुणने दिव्य मनोहर पंकज अर्पण किया ॥१९॥ जिसमे शतशत घंटा लगे हुए और जो देवताओके शत्रुओका विनाश करती है, विश्वकर्माने प्रसन्न होकर वही कौमोदकी गदा ॥२०॥ अभेद्य कवच और अनेक प्रकारके सब अस्त्र उनको दिये. दिवाकरने जगन्माताको अपनी रश्मि प्रदान की ॥ २१ ॥ आयुध और अलंकारोंसे उनको भूषित देखकर देवता विस्मितभावसे उन त्रैलोक्यमोहिनी शिवा देवीका स्तव करने लगे ॥ २२ ॥ देवता बोले हे देवि ! तुम शिवा और कल्याणी हो, तुमको नमस्कार है, तुम्हीं शान्ति और पुष्टि

ब्रह्माकमंडलुंदिव्यंगंगावारिप्रपूरितम् ॥ ददावस्यैमुदायुक्तोवरुणःपाशमेवच ॥ १७ ॥ कालःखड्गंतथाचर्मप्रायच्छत्तुनराधिप ॥ परशुंविश्वकर्माचतीक्ष्णमस्यैददावथ ॥ १८ ॥ धनदस्तुसुरापूर्णंपानपात्रंसुवर्णजम् ॥ पंकजंवरुणश्चादाद्देव्यैदिव्यंमनोहरम् ॥ १९ ॥ गदांकौमोदकींत्वष्टा घंटाशतनिनादिनीम् ॥ अदात्तस्यैप्रसन्नात्मासुरशत्रुविनाशिनीम् ॥ २० ॥ अस्त्राण्यनेकरूपाणितथाऽभेद्यंचदंशनम् ॥ ददौत्वष्टाजगन्मात्रे निजरश्मीन्दिवाकरः ॥ २१ ॥ सायुधांभूषणैर्युक्तांदृष्ट्वातेविस्मयंगताः ॥ तुष्टुवुस्तांसुरादेवींत्रैलोक्यमोहिनींशिवाम् ॥ २२ ॥ देवाऊचुः ॥ नमःशिवायैकल्याण्यैशांत्यैपुष्ट्यैनमोनमः ॥ भगवत्यैनमोदेव्यैरुद्राण्यैसततंनमः ॥ २३ ॥ कालरात्र्यैतथांबायाइंद्राण्यैतेनमोनमः ॥ सिद्ध्यैबुद्ध्यैतथावृद्ध्यैवैष्णव्यैतेनमोनमः ॥ २४ ॥ पृथिव्यांयास्थितापृथ्व्यानज्ञातापृथिवीचया ॥ अंतःस्थितायमयतिवंदेतामीश्वरींपराम् ॥ २५ ॥ मायायांयास्थिताज्ञातामाययानचतामजाम् ॥ अंतःस्थिताप्रेरयतिप्रेरयित्रींनुमःशिवाम् ॥ २६ ॥

हो, तुमको वारंवार नमस्कार करते है, तुम्हीं देवी भगवती और रुद्राणी हो, हम तुमको सर्वदा नमस्कार करते है ॥ २३ ॥ तुम्हीं कालरात्रि, तुम्हीं इन्द्राणी, तुम्हीं अम्बा हो, तुमको वारंवार प्रणाम करते है, तुम्हीं सिद्धि, तुम बुद्धि, तुम्हीं वृद्धि और तुम्हीं वैष्णवी हो, तुमको हम वारंवार प्रणाम करते है ॥ २४ ॥ जो पृथ्वीके अन्तरमे वास करती हैं, किन्तु तोभी पृथ्वी जिनको नहीं जानसक्ती और पृथ्वीके अन्तर रहकर जो अपना कार्य होनेसे उसको नियमित करती है, उन्हीं पर देवता ईश्वरीकी वंदना करते है ॥ २५ ॥ जो मायामे वास करती है, तोभी माया जिनको नहीं जानती, किन्तु मायाके अन्तरवर्तिनी होकर जो उस अजा [ अजन्मा ] को कार्यमे नियुक्त करती है उन्हीं प्रेरयित्री शिवाको हम नमस्कार करते है ॥ २६ ॥

उस समय उस अद्भुत शब्दको सुनकर पृथ्वी कंपित, पर्वत चंचल और वीर्यवान् अक्षोभ्य समुद्रभी क्षुभित हुआ ॥ ३७ ॥ अधिक क्या उस शब्दसे सब दिशाये पूर्ण और मेरु पर्वतभी चलायमान हुआ, तब दानव उस महत् शब्दको सुनकर अत्यन्त भीत हुए ॥ ३८ ॥ देवताओंने अत्यन्त हर्षित चित्त होकर देवीसे कहा हे देवि ! आपकी जय हो. आप हमारी रक्षा कीजिये । मदगर्वित महिष भी यह शब्द सुनकर कुपित हुआ ॥ ३९ ॥ महिषने शब्द सुन शंकित हो दैत्योसे पूँछा हे दूतो ! तुम शब्द उत्पत्तिका कारण जाननेके लिये शीघ्र जाओ ॥ ४० ॥ कानोंको क्लेशकर यह भयंकर शब्द किसने किया ? देवदानव वा जो कोई शब्द करता हो ॥ ४१ ॥ तुम उस दुरात्माको लेकर मेरे निकट आओ मैं अहंकारसे मत्त गर्जनकारी इस दुराचारीका संहार करूंगा ॥ ४२ ॥ क्षीण आयु उस मंदम

चकंपेवसुधातत्रश्रुत्वातच्छब्दमद्भुतम् ॥ चेलुश्चपर्वताःसर्वेचुक्षोभाऽब्धिश्चवीर्यवान् ॥ ३७ ॥ मेरुश्चचालशब्देनदिशःसर्वाःप्रपूरिताः ॥ भयंजग्मुस्तदाश्रुत्वादानवास्तंस्वनंमहत् ॥ ३८ ॥ जयपाहीतिदेवास्तामूचुःपरमहर्षिताः ॥ महिषोऽपिस्वनंश्रुत्वाचुकोपमदगर्वितः ॥३९॥ किमेतदितितान्दैत्यान्प्रपच्छस्वनशंकितः ॥ गच्छंतुत्वरितादूताज्ञातुंशब्दसमुद्भवम् ॥ ४० ॥ कृतःकेनाऽयमत्युग्रःशब्दःकर्णव्यथाकरः ॥ देवोवादानवोवाऽपियोभवेत्स्वनकारकः ॥४१॥ गृहीत्वातंदुरात्मानंमत्समीपंनयंत्विह ॥ हनिष्यामिदुराचारंगर्जंतंस्मयदुर्मदम् ॥ ४२ ॥ क्षीणायुष्यंमंदमतिंनयामियमसादनम् ॥ पराजिताःसुराःकामंनगर्जंतिभयातुराः ॥ ४३ ॥ नाऽसुराममवश्यास्तेकस्येदंमूढचेष्टितम् ॥ त्वरितामामुपायांतुज्ञात्वाशब्दस्यकारणम् ॥ ४४ ॥ अहंगत्वाहनिष्यामितंपापंवितथश्रमम् ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तास्तेनतेदूतादेवींसर्वांगसुंदरीम् ॥ ४५ ॥ अष्टादशभुजांदिव्यांसर्वाभरणभूषिताम् ॥ सर्वलक्षणसंपन्नांवरायुधधरांशुभाम् ॥ ४६ ॥

तिको नष्ट करूंगा देवता पराजित होकर भयार्त्त हुए है इसकारण वह कभी गर्जन नहीं करेंगे ॥ ४३ ॥ और असुर तौ हमारे वशीभूत है अतएव वहभी गर्जना नहीं करसकते तो फिर यह मूढकी समान किसका कार्य है ? तुम अभी शब्दका कारण जानकर मेरे निकट आओ ॥ ४४ ॥ फिर मै जाकर उस वृथा शब्दकारी पापमतिका संहार करूंगा. व्यासजी बोले महिषके यह वचन सुनतेही दूतोने देवीके समीप जाकर देखा कि ॥ ४५ ॥ उनके सब अंग सुंदर, बाहु अठारह, सब अवयव अनेक प्रकारके गहनोसे विभूषित, शरीरमें सर्वसुलक्षण देदीप्यमान और हाथोंमे उत्तम अस्त्र है ॥ ४६ ॥

यह शुभप्रदा मनोरमादेवी हाथमें चषक [ पानपात्र ] लेकर वारंवार मधुपान करती हैं, उन्होंने देवीका इसप्रकार रूप देख भीत हो शंकितचित्तसे तत्काल भाग ॥ ४७ ॥ महिषासुरके समीप जाय शब्दका कारण कहा. दैत्योंने कहा हे दैत्येश्वर ! हमने एक प्रौढा अपरिचिता अंगनाको देखा ॥ ४८ ॥ उस देवीके सब अंग गहनोंसे भूषित और रत्नोसे सुसज्जित है. वह नारी मानुषी वा आसुरी नहीं है किन्तु उसका रूप अलौकिक और मनोहरहै ॥ ४९ ॥ वह प्रधाना नारी सिंहके ऊपर चढी अठारह भुजाओंमें आयुध धारण किये गर्जना कर रही है, वह सुरापानमे रत है अतएव वह मदगर्विता बोध होती है ॥ ५० ॥ हमको निश्चय बोध होता है कि, उसका स्वामी नहीं है देवता आकाशमें टिकेहुए हर्षसहित यह कहकर उसका स्तव करते हैं ॥ ५१ ॥ कि तुम्हारी जय हो, तुम शत्रुका संहार करके हमारी रक्षा करो. हे प्रभो ! वह वरारोहा सुंदरी कौन है ? किसकी पत्नी है ? ॥ ५२ ॥ किसकारण यहां आई है ? और उसकी अभिलाषा क्या है ?

दधतींचषकंहस्तेपिबंतींचमुहुर्मधु ॥ संवीक्ष्यभयभीतास्तेजग्मुस्त्रस्ताःसुशंकिताः ॥ ४७ ॥ सकाशेमहिषस्याऽऽशुतमूचुःस्वनकारणम् ॥ दूता ऊचुः॥देवीदैत्येश्वरप्रौढादृश्यतेकाचिदंगना ॥ ४८ ॥ सर्वांगभूषणानारीसर्वरत्नोपशोभिता ॥ नमानुषीनाऽसुरीसादिव्यरूपामनोहरा ॥४९॥ सिंहारूढाऽऽयुधधराचाऽष्टादशकरावरा ॥ सानादंकुरुतेनारीलक्ष्यतेमदगर्विता ॥ ५० ॥ सुरापानरताकामंजानीमोनसभर्तृका ॥ अंतरिक्षस्थितादेवास्तांस्तुवंतिमुदान्विताः ॥ ५१ ॥जयेतिपाहिनश्चेतिजहिशत्रुमितिप्रभो ॥ नजानेकावरारोहाकस्यवासापरिग्रहः ॥५२॥ किमर्थमागताचाऽत्रकिंचिकीर्षतिसुंदरी ॥ द्रष्टुंनैवसमर्थाःस्मस्तत्तेजःपरिधर्षिताः ॥ ५३ ॥ शृंगारवीरहासाढ्यारौद्राद्भुतरसान्विता ॥ दृष्ट्वैवंविधांनारीमसंभाष्यसमागताः ॥ ५४ ॥ वयंत्वदाज्ञयाराजन्किंकर्तव्यमतःपरम् ॥ महिषउवाच ॥ गच्छवीरमयादिष्टोमंत्रिश्रेष्ठबलान्वितः ॥५५॥ सामादिभिरुपायैस्त्वंसमानयशुभाऽऽननाम् ॥ नाऽऽयातियदिसानारीत्रिभिःसामादिभिस्त्विह ॥ ५६ ॥ अहत्वातांवरारोहांत्वमानयममांतिकम् ॥ करोमिपट्टमहिषींतांमरालभ्रुवंमुदा ॥ ५७ ॥

यह हम कुछ नहीं जानते शृंगार, वीर, हास्य, रौद्र और अद्भुत रस उसमें देदीप्यमान हैं,अतएव हम उसके तेजप्रभावसे पीडित होकर उसके देखनेमेंभी समर्थ नहीं हुए हे महाराज ! ऐसी नारीको देखतेही हम आपकी आज्ञानुसार बातचीत न करके लौट आये है ॥ ५३ ॥ ५४ ॥ अब क्या करें ? सो आज्ञा दीजिये. महिषने कहा हे मंत्रिश्रेष्ठवीर ! मेरी आज्ञासे तुम सेनासहित जाकर ॥ ५५ ॥ सामादि उपायसे उस चन्द्रवदनाको मेरे निकट लाओ. साम, दान, भेद इन तीन उपायोंसे वह नारी यदि यहां न आवे ॥ ५६ ॥ तो वरारोहाका जिससे जीवन नष्ट न हो, ऐसा दंड देकर उसको मेरे समीप ले आओ मै उस कुटिलकेशी रमणीको हर्षसहित पटरानी करूंगा ॥ ५७ ॥

यदि वह मृगलोचना प्रीतिसहित चली आवे तो जिससे रसभंग न हो, तदनुसार मेरा अभिलषित कार्य करो ॥ ५८ ॥ मै उसके सौन्दर्य संपद्का विषय सुनकर मोहित हुआ हूं. व्यासजी बोले मंत्रिसत्तम महिषके उत्तम वचन सुन ॥ ५९ ॥ हाथी, घोड़े और रथ लेकर शीघ्र अभिलषित स्थानमे गये ॥ मंत्री देवीके समीप उपस्थित हो दूरसे ही ॥ ६० ॥ विनयावनत वचन द्वारा उनसे मधुर वचन कहने लगा. प्रधानने कहा हे मधुरालापे ! तुम कौन हो ? तुम्हारे यहां आनेका क्या कारण है ? ॥ ६१ ॥ हे महाभागे । मेरे प्रभुने मेरे मुखद्वारा तुमसे यह बात पूँछी है, वह सब देवता और मनुष्योंसे अवध्य है और सर्वलोकविजयी है ॥६२॥ हे चारुलोचने । वह बलवान् दैत्येश्वर ब्रह्माके वरदानसे गर्वित हो सदा अपनी इच्छानुसार रूप धारणकरते है ॥ ६३ ॥ हमारे राजा महिषनामक पृथ्वीपतिने

प्रीतियुक्तासमायातियदिसामृगलोचना ॥ रसभंगोयथानस्यात्तथाकुरुममेप्सितम् ॥ ५८ ॥ श्रवणान्मोहितोऽस्म्यद्यतस्यारूपस्यसंपदा ॥ व्यासउवाच ॥ महिषस्यवचःश्रुत्वापेशलंमंत्रिसत्तमः ॥ ५९ ॥ जगामतरसाकामंगजाऽश्वरथसंयुतः ॥ गत्वादूरतरंस्थित्वातामुवाचमनस्विनीम् ॥ ६० ॥ विनयावनतःश्लक्ष्णंमंत्रीमधुरयागिरा ॥ प्रधानउवाच ॥ कासित्वंमधुराऽऽलापेकिमत्राऽऽगमनंकृतम् ॥ ६१ ॥ पृच्छतित्वांमहाभागेमन्मुखेनममप्रभुः ॥ सजेतासर्वदेवानामवध्यस्तुनरैःकिल ॥ ६२ ॥ ब्रह्मणोवरदानेनगर्वितश्चारुलोचने ॥ दैत्येश्वरोऽसौबलवान्कामरूपधरःसदा ॥ ६३ ॥ श्रुत्वात्वांसमुपायातांचारुवेषांमनोहराम् ॥ द्रष्टुमिच्छतिराजामेमहिषोनामपार्थिवः ॥ ६४ ॥ मानुषंरूपमादायत्वत्समीपंसमेष्यति ॥ यथारुच्येतचार्वंगितथामन्यामहेवयम् ॥ ६५ ॥ तद्वेहिमृगशावाक्षिसमीपंतस्यधीमतः॥ नोचेदिहानयाम्येनंराजानंभक्तितत्परम् ॥ ६६ ॥ तथाकरोमिदेवेशियथातेमनसेप्सितम् ॥ वशगोऽसौतवाऽत्यर्थंरूपसंश्रवणात्तव ॥६७॥ करभोरुवदाऽऽशुत्वंसंविधेयंमयातथा ॥६८॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेदेवीमाहात्म्येनवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाप्रहस्यप्रमदोत्तमा ॥ तमुवाचमहाराजमेवगंभीरयागिरा ॥ १ ॥

तुम्हारे मनोहर रूप और वेषका वृत्तान्त सुनकर तुम्हारे देखनेकी इच्छा की है ॥ ६४ ॥ हे चार्वंगी ! वह मनुष्यरूप धारण करके तुम्हारे समीप आवेगे, अथवा तुम्हारी जैसी इच्छा होगी हम उसीके अनुसार कार्य करेंगे ॥६५॥ अतएव हे मृगलोचने । उन बुद्धिमान् महाराजके निकट चलो, यदि तुम न चलोगी तो हम भक्तिपरायण राजाको तुम्हारे पास लावेंगे ॥६६॥ हे सुरेश्वरी ! तुम्हारे रूपलावण्यका विषय सुनकर राजा तुम्हारे अत्यन्त वशीभूत हुए है. इस कारण तुम्हारी जैसी इच्छा हो, हम वही करे ॥ ६७ ॥ अतएव हे करभोरु ! तुम्हारी जिसप्रकार इच्छा हो सो कहो हम उसीके अनुसार शीघ्र कार्य करेंगे ॥ ६८ ॥ इति श्रीदेवीभा० महा० पंच० भाषाटीकायां नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज । उन प्रमदोत्तमा महामायाने महिषके मंत्रीका इस प्रकार

वचन सुन,कुछेक हँस मेघकी समान गंभीरवचनद्वारा उससे कहा ॥ १ ॥ हे मंत्रिवर!मुझको देवताओंकी जननी जानना चाहिये.मेरा नाम महालक्ष्मी है.मैंही संपूर्ण दैत्योका संहार करती हू ॥२॥ दानवपतिने देवताओको पीडित करके यज्ञभागसे वंचित किया है,इसकारण उन सबने मिलकर महिषासुरका वध करनेके लिये मेरी प्रार्थना की है॥ ३ ॥अतएव हे सचिवसत्तम!उसका वध करनेमें उद्यत हो सेना संग न लेकर आज अकेलीही इस स्थानमें आई हूं ॥४॥ हे अनघ ! तुमने जो मेरा सन्मान करके मधुरवचनोंसे आदरपूर्वक स्वागत पूंछा,इससे मै संतुष्ट हुई हूं ॥ ५ ॥ यदि तुम ऐसा व्यवहार न करते तो कालाग्निकी समान दृष्टिसे तुमको निःसंदेह भस्म कर देती.हे मंत्रिन्!मीठी बात किसको प्रीतिकर नहीं होती ? ॥६ ॥ तुम महिषके निकट जाकर मैने जो कहा है,वह सब वचन उससे कहो कि, रे पापी!यदि तुझे जीवनकी इच्छा है तो इस समय रसातलमे चला जा ॥ ७ ॥ इसके अन्यथा करनेसे उस अपराधी दुष्टको समरांगणमें संहार करूंगी अधिक क्या ? मेरे

देव्युवाच ॥ मन्त्रिवर्यसुराणां वैजननींविद्धिमांकिल ॥ महालक्ष्मीमितिख्यातांसर्वदैत्यनिपूदिनीम् ॥ २ ॥ प्रार्थिताऽहंसुरैःसर्वैर्महिषस्यव धायच ॥ पीडितैर्दानवेन्द्रेणयज्ञभागबहिष्कृतैः ॥ ३ ॥ तस्मादिहाऽऽगताऽस्म्यद्यतद्वधार्थंकृतोद्यमा ॥ एकाकिनीनसैन्येनसंयुतामंत्रिसत्तम ॥ ४ ॥ यत्त्वयाऽहंसामपूर्वंकृत्वास्वागतमादरात् ॥ उक्तामधुरयावाचातेनतुष्टाऽस्मितेऽनघ ॥ ५ ॥ नोचेद्धन्मिदृशात्वांवैकालाग्निसमया किल ॥ कस्यप्रीतिकरंनस्यान्माधुर्यवचनंखलु ॥ ६ ॥ गच्छतंमहिषंपापवदमद्वचनादिदम् ॥ गच्छपातालमधुनाजीवितेच्छायदस्तिते ॥७॥ नोचेत्कृताऽऽगसंदुष्टंहनिष्यामिरणांगणे ॥ मद्बाणक्षुण्णदेहस्त्वंगंतासियमसादनम् ॥ ८ ॥ दयालुत्वंममेदंत्वंविदित्वागच्छसत्वरम् ॥ हतेत्व यिसुरामूढस्वर्गंप्राप्स्यंतिसत्वरम् ॥ ९ ॥ तस्माद्गच्छस्वत्यक्त्वैकोमेदिनींचससागराम् ॥ पातालंतरसामंदयावद्बाणानमेऽपतन् ॥ १० ॥ युद्धेच्छाचेन्मनसितेतर्ह्येहित्वरितोऽसुर ॥ वीरैर्महाबलैःसर्वैर्नयामियमसादनम् ॥ ११ ॥ युगेयुगेमहामूढहतास्त्वत्सदृशाःकिल ॥ असंख्या तास्तथात्वांवैहनिष्यामिरणांगणे ॥ १२ ॥ साफल्यंकुरुशस्त्राणांधारणेतुश्रमोऽन्यथा ॥ तद्युद्धचस्वमयासार्धंसमरेस्मरपीडितः ॥ १३ ॥ मागर्वंकुरुदुष्टात्मन्यन्मेऽस्तिब्रह्मणोवरः ॥ स्त्रीवध्यत्वेत्वयामूढपीडिताःसुरसत्तमाः ॥ १४ ॥

शरजालसे छिन्न भिन्न कलेवर हो शमनसदनमे जाना होगा॥८॥रे मूढ !मै तुझपर दया प्रकाश करकेही कहती हूं,तू यह जानकर शीघ्र पातालमे चला जा और देवता अभी स्वर्गका राज्यग्रहण करै॥९॥रे मन्द !जबतक मेरे बाण पतित न हो,उससे पहिलेही तू एकाकी सप्तसागरभूमण्डल छोडकर शीघ्र पातालमे प्रवेश कर ॥१०॥हे असुरवर !यदि तेरे मनमें युद्धकी इच्छा हो तो महाबलवान् वीरोंके सहित शीघ्र आ. मैं सबकोही शमनसदनमे प्रेरण करनेको प्रस्तुत हूं ॥ ११ ॥ हे महामूढ ! तेरी समान असंख्य असुरोंको जिसप्रकार युगयुगमे निहत किया है. इसीप्रकार तुमको भी समरमें निहत करूंगी ॥ १२ ॥ हे कामार्त्त ! तू मेरे साथ संग्राममे प्रवृत्त होकर मेरे शस्त्रधारणके भ्रमको सफल कर नहीं तो वह निष्फल होगा ॥ १३ ॥ रे मूढ ! तैने स्त्रीवध्य होनेसे पूज्यतम देवताओको पीडित

किया है.किन्तु रे दुष्टात्मन्! तू स्त्रीवध्य होनेसे ब्रह्माके इस वरका गर्व मत कर॥ १४॥ विधाताका वचन पालन करना चाहिये.यह विचारकर मैं अतुलनीय स्त्रीरूपधारणकर पापिष्ठ होनेसे तुझको मारनेके लिये यहां आई हूं॥ १५॥ रे मूढ! यदि तू जीवनकी इच्छा करता है तो स्वर्गका राज्य छोड़ पन्नगोंसे युक्त पाताल वा जहां तेरी इच्छा हो वहां चला जा ॥ १६॥ व्यासजी बोले कि देवीके इसप्रकार वचन सुनकर उस बलयुक्त सचिवप्रवरने हेतुयुक्त वचनसे उत्तर दिया॥ १७॥ हेदेवी!तुम मदगर्वित होकर ऐसे वचन कहती हो तुम स्त्री हो और दैत्यपति वीर है,अतएव तुम दोनोंका युद्ध किसप्रकार होगा? यह मुझको अत्यन्त असंभव बोध होताहै १८॥ तुम कोमलांगी नवयौवना और बाला हो, विशेष करके अकेली हो और महिष महाकाय है सुतरां तुम्हारा समर असंभव है॥ १९॥ विशेष कर उनके हाथी घोडे,

कर्तव्यंवचनंधातुस्तेनाऽहंत्वामुपागता ॥ स्त्रीरूपमतुलंकृत्वासत्यंहंतुंकृताऽऽगसम् ॥१५॥ यथेच्छंगच्छवामूढपातालंपन्नगाऽऽवृतम्॥ हित्वाभूसुरसद्माऽद्यजीवितेच्छायदस्तिते॥ १६॥ व्यासउवाच॥ इत्युक्तःसततोदेव्यामंत्रिश्रेष्ठोबलान्वितः॥ प्रत्युवाचनिशम्याऽसौवचनंहेतुगर्भितम्॥ १७॥ देविस्त्रीसदृशंवाक्यंब्रूषेत्वंमदगर्विता ॥ क्वाऽसौक्वत्वंकथंयुद्धमसंभाव्यमिदंकिल ॥१८॥ एकाकिनीपुनर्बालाप्रारब्धयौवनामृदुः॥ महिषोऽसौमहाकायोदुर्विभाव्यंहिसंगतम् ॥१९॥ सैन्यंबहुविधंतस्यहस्त्यश्वरथसंकुलम् ॥ पदातिगणसंविद्धंनानाऽऽयुधविराजितम् ॥२०॥ कःश्रमःकरिराजस्यमालतीपुष्पमर्दने ॥ मारणेतववामोरुमहिषस्यतथारणे ॥ २१ ॥ यदित्वांपरुषंवाक्यंब्रवीमिस्वल्पमप्यहम् ॥ शृंगारेतद्विरुद्धंहिरसभंगाद्बिभेम्यहम् ॥ २२ ॥ राजाऽस्माकंसुरारिपुर्वर्ततेत्वयिभक्तिमान् ॥ साममेवमयावाच्यंदानयुक्तंतथावचः ॥ २३ ॥ नोचेद्धन्म्यहमद्यैवबाणेनत्वांमृषावदाम् ॥ मिथ्याऽभिमानचतुरांरूपयौवनगर्विताम् ॥ २४ ॥ स्वामीमेमोहितःश्रुत्वारूपंतेभुवनातिगम् ॥ तत्प्रियार्थप्रियंकामंवक्तव्यंत्वयियन्मया ॥ २५ ॥

रथ और पैदल इत्यादि विविध आयुधधारी असंख्य सैन्य है ॥ २० ॥ अतएव हे वामोरु ! गजराजको जिसप्रकार मालतीपुष्प मर्दन करनेमें कुछ क्लेश नहीं होता इसीप्रकार तुमको समरमें विनाश करनेमे उनको किंचित्मात्रभी श्रम नहीं होगा ॥ २१ ॥ किन्तु यदि कुछभी तुमसे परुष वचन कहूं, तो यह शृंगाररसके विरुद्ध होगा, इसकारण रसभंगके भयसे कोई कठोर वचन कहनेमें समर्थ नहीं हूं ॥ २२ ॥ यद्यपि हमारे राजा देवताओंके शत्रु है,किन्तु तोभी तुम्हा अत्यन्त भक्त हुए है अतएव साम वा दानयुक्तही वचन कहना चाहिये ॥ २३ ॥ ऐसा न होकर तुम जिसप्रकार वृथा अभिमान और रूपयौवनका गर्व तथा चतुरताप्रकाश करके मिथ्या वचन कहती हो इसकारण मैं बाणोंसे अभी तुमको निहत करता ॥ २४ ॥ किन्तु तुम्हारा भुवनातीत रूप सुनकर हमारे प्रभु

मोहित हुए हैं. सुतरां उनकी प्रियकामनासे तुमको यथेष्ट प्रिय वचन कहनाही हमको उचित है ॥ २५ ॥ हे विशालनयने । राज्य और समस्त धनही तुम्हारा
है अधिक क्या महिषभी तुम्हारा दास होगा इसकारण अपना मरणदायक क्रोध त्यागकर उनके प्रति सद्भाव स्थापन करो ॥ २६ ॥ हे शुचिस्मिते । मैं तुम्हारे
चरणोंमें गिरताहूं तुम अभी जाकर महाराजकी पटरानी होओ ॥ २७ ॥ हे भामिनि । तुम्हारे महिषकी पत्नी होनेपर त्रैलोक्यके संपूर्ण विमल विभव और
संसारजनित असीम सुख यहां सभी प्राप्त होंगे इसमें सन्देह नहीं है ॥ २८ ॥ देवीने कहा हे सचिव । तुम्हारे वाक्चातुर्यका विषय विचारकर शास्त्रदृष्ट पथानुसार
तुमसे सारगर्भ उत्तम वचनही कहती हूं. सुनो ॥ २९ ॥ सम्प्रति तुम्हारे वचनानुसार मैंने बुद्धिसे विचारकर जाना कि, तुम महिषके प्रधान कर्मचारी पुरुष हो.
अतएव तुम्हारा स्वभाव और बुद्धि पशुकी समान हैं ॥ ३० ॥ जिसके मंत्री तुम्हारे समान हैं वह किसप्रकार बुद्धिमान् होगा ? तुम दोनोका इसप्रकार सदृश

राज्यंतवधनंसर्वंदासस्तेमहिषःकिल ॥ कुरुभावंविशालाक्षित्यक्त्वारोषंमृतिप्रदम् ॥ २६ ॥ पतामिपादयोस्तेऽहंभक्तिभावेनभामिनि ॥
पट्टराज्ञीमहाराज्ञोभवशीघ्रंशुचिस्मिते ॥ २७ ॥ त्रैलोक्यविभवंसर्वंप्राप्स्यसित्वमनाविलम् ॥ सुखंसंसारजंसर्वंमहिषस्यपरिग्रहात् ॥ २८ ॥
देव्युवाच ॥ शृणुसाचिववक्ष्यामिवाक्यानांसारमुत्तमम् ॥ शास्त्रदृष्टेनमार्गेणचातुर्यमनुचिंत्यच ॥ २९ ॥ महिषस्यप्रधानस्त्वंमयाज्ञातंधिया
किल ॥ पशुबुद्धिस्वभावोऽसिवचनात्तवसांप्रतम् ॥ ३० ॥ मंत्रिणस्त्वादृशायस्यसकथंबुद्धिमान्भवेत् ॥ उभयोःसदृशोयोगःकृतोयंविधिना
किल ॥ ३१ ॥ यदुक्तंस्त्रीस्वभावाऽसितद्विचारयमूढकिम् ॥ पुमान्नाऽहंतत्स्वभावाऽभवंस्त्रीवेषधारिणी ॥ ३२ ॥ याचितंमरणंपूर्वंस्त्रियात्व
त्प्रभुणायथा॥ तस्मान्मन्येऽतिमूर्खोऽसौनवीररसवित्तमः ॥ ३३ ॥ कामिन्यामरणंक्लीबरतिदंशूरदुःखदम् ॥ प्रार्थितंप्रभुणातेनमहिषेणाऽऽ
त्मबुद्धिना ॥ ३४ ॥ तस्मात्स्त्रीरूपमाधायकार्यकर्तुमुपागता ॥ कथंबिभेमित्वद्वाक्यैर्धर्मशास्त्रविरोधकैः ॥ ३५ ॥

योग निस्संदेह विधाताने किया है ॥ ३१ ॥ रे मूढ । तैने जो मुझको स्त्रीस्वभाव कहा. यह क्या विचार कर देखा है ? यद्यपि मैं वास्तवमे पुरुष नहीं हूं किन्तु
वह परमपुरुषस्वभावा केवल स्त्रीवेष धारिणीमात्र हूं ॥ ३२ ॥ तेरे प्रभुने पूर्वमें ब्रह्माजीके निकट स्त्रीसे मरनेकी प्रार्थना की है. इसकारण मैं विचारती हूं कि, वह
अत्यन्त मूर्ख और वीररसका अनभिज्ञ है ॥ ३३ ॥ क्योंकि स्त्रीके हाथसे मरण वीरको क्लेशदायक और क्लीबको संतोषजनक है, देखो तुम्हारे प्रभु महिषने
आत्मबुद्धिके अनुसार कामिनीके हाथसे मरनेकी प्रार्थना की है ॥ ३४ ॥ इसलियेही मैं स्त्रीरूप धारण करके कार्यसाधनके निमित्त आई हूं अतएव शास्त्रविरोधी
तुम्हारे वचनोंसे मैं क्यों भय करूं ? ॥ ३५ ॥

जब दैव प्रतिकूल होता है तिस समय तृणभी कुलिशके समान होता है और विधाताके अनुकूल होनेपर वह वज्रभी फिर रुईकी समान कोमल होजाता है ॥ ३६ ॥ विपुलसैन्य आयुध अथवा अतिविस्तृत दृढदुर्गकाही आश्रय करनेसे क्या होसक्ता है मरण जिसका समीपवर्त्ती है उसका सैन्यसे क्या फलोदय होगा ? ॥ ३७ ॥ कालयोगसे जब इस जीवका देहसम्बन्ध होता है तिसी समय सुख दुःख और मृत्यु यह सब लिखी जाती हैं ॥ ३८ ॥ जिसकी जिसप्रकार मृत्यु दैवने निर्दिष्ट की है उसकी उसीप्रकार मृत्यु होगी इससे अन्यथा कभी न होगा, यही स्थिर निश्चय जानना चाहिये ॥ ३९ ॥ ब्रह्मादि देवताओंका जिसप्रकार यथासमयमें नाश और उत्पत्ति विहित हुई है तुम्हाराभी अवश्य उसी प्रकार होगा, अन्यके विचारसे प्रयोजन क्या है? ॥ ४० ॥ जो मृत्युधर्मके एकान्तवशवर्त्ती है उनके वरदानसे दर्पित होकर जो मनमें विचारे कि "मै नहीं मरूंगा" वह मूढ और अत्यन्त मन्दबुद्धि है ॥ ४१ ॥ इसकारण तुम अभी नृपके समीप

विपरीतंयदादैवंतृणंवज्रसमंभवेत् ॥ विधिश्चेत्सुमुखःकामंकुलिशंतूलवत्तदा ॥ ३६ ॥ किंसैन्यैरायुधैःकिंवाप्रपंचैर्दुर्गसेवनैः ॥ मरणंसांप्रतंयस्यतस्यसैन्यैस्तुकिंफलम् ॥ ३७ ॥ यदाऽयंदेहसंबंधोजीवस्यकालयोगतः ॥ तदैवलिखितंसर्वंसुखंदुःखंतथामृतिः ॥ ३८ ॥ यस्ययेनप्रकारेणमरणंदैवनिर्मितम् ॥ तस्यतेनैवजायेतनाऽन्यथेतिविनिश्चयः ॥ ३९ ॥ ब्रह्मादीनांयथाकालेनाशोत्पत्तीविनिर्मिते ॥ तथैवभवतःकामंकिमन्येपांविचार्यते ॥ ४० ॥ येमृत्युधर्मिणस्तेषांवरदानेनदर्पिताः ॥ मरिष्यामोनमन्यंतेतेमूढामंदचेतसः ॥ ४१ ॥ तस्माद्गच्छनृपंब्रूहिवचनंममसत्वरम् ॥ यदाऽऽज्ञापयतेभूपस्तत्कर्तव्यंत्वयाकिल ॥ ४२ ॥ मघवास्वर्गमाप्नोतिदेवाःसंतुहविर्भुजः ॥ यूयंप्रयातपातालंयदिजीवितुमिच्छथ ॥ ४३ ॥ अन्यथाचेन्मतिर्मंदमहिषस्यदुरात्मनः ॥ तद्युध्यस्वमयासार्धमरणायकृताऽऽदरः ॥ ४४ ॥ मन्यसेसंगरेभग्नादेवाविष्णुपुरोगमाः ॥ दैवंहिकारणंतत्रवरदानंप्रजापतेः ॥ ४५ ॥ व्यासउवाच ॥ इतिदेव्यावचःश्रुत्वाचिंतयामासदानवः ॥ किंकर्तव्यंमयायुद्धंगंतव्यंवानृपंप्रति ॥ ४६ ॥ विवाहार्थमिहाऽऽज्ञप्तोराज्ञाकामाऽऽतुरेणवै ॥ तत्कथंविरसंकृत्वागच्छेयंनृपसन्निधौ ॥ ४७ ॥

जाकर मेरे वचन कहो, फिर भूपति जो आज्ञा दें तुम वह अवश्य पालन करो ॥ ४२ ॥ यदि जीवन रखनेकी इच्छा हो तो पातालपुरमें प्रवेश करो और इन्द्र स्वर्गराज्य व देवता यज्ञीय हविर्लाभ करें ॥ ४३ ॥ यदि दुरात्मा महिषकी अन्यथा मति हो तो मरनेके निमित्त उत्सुक होकर मेरे संग संग्राम करै ॥ ४४ ॥ यदि मनमें जानते हो कि, विष्णु इत्यादि देवता समर छोडकर भाग गये हैं. इसमें तुम्हारा किंचिन्मात्रही पुरुषार्थ नहीं है केवल प्रजापतिका वरदान और दैव उसका कारण है ॥ ४५ ॥ व्यासजी बोले देवीके इसप्रकार वचन सुनकर दानव चिन्ता करने लगा कि, मुझको क्या युद्ध करना उचित है ? वा महिषके निकट हो जाना चाहिये ॥ ४६ ॥ राजाने कामातुर होकर विवाहके निमित्त मुझको इस कार्यमें नियुक्त किया है. वह कार्य रसहीन करके मैं किसप्रकार राजाके

समीप जाऊं ?॥ ४७॥इस समय युद्ध न करके राजाके निकट जानाही उचित है. अतएव जिसप्रकार आया हूं उसीप्रकार शीघ्र जाकर राजासे सब वृत्तान्त निवेदन
करूं ॥ ४८॥ राजा अद्वितीय बुद्धिमान् और विशेषकरके हमारे प्रभु हैं इसकारण वह चतुर मंत्रियोंके संग विचार करके इस विषयमें जो उचित होगा वही करेंगे
॥ ४९॥ अतएव इसके संग सहसा संग्राम करना मुझको उचित नहीं है. क्योंकि जय वा पराजय दोनों बातेही राजाके अप्रिय होंगी ॥ ५० ॥ यदि यह सुंदरी
मुझको मारडाले अथवा मैं ही इसको निहत करूं तो जिसकिसी प्रकार हो राजा अवश्यही मेरे ऊपर कुपित होंगे ॥५१ ॥ अतएव देवीने इस समय जो कहा मैं
वहां जाकर राजासे वह कहूं फिर उनकी जो रुचि हो सो करैं ॥५२॥ व्यासजी बोले वह बुद्धिमान् मंत्रीका पुत्र इसप्रकार विचार करके राजाके समीप गया
फिर प्रणामपूर्वक हाथ जोड़कर उनसे कहने लगा ॥ ५३ ॥ हे राजन् ! वह वरारोहा भुवनमोहिनी मनोरमा देवी अठारहभुजाओंमें उत्तम आयुध धारण करके

इयंबुद्धिःसमीचीनायद्व्रजामिकलिंविना॥यथाऽऽगतंतथाशीघ्रंराज्ञेसंवेदयाम्यहम् ॥ ४८ ॥ सप्रमाणंपुनःकार्यैराजामतिमतांवरः ॥ करिष्यति
विचार्यैवसचिवैर्निपुणैःसह ॥ ४९ ॥ सहसानमयायुद्धंकर्तव्यमनयासह ॥ जयेपराजयेऽवापिभूपतेरप्रियंभवेत् ॥ ५० ॥ यदिमांसुंदरीहन्या
दहंवाहन्मितांपुनः ॥ येनकेनाऽप्युपायेनसकुप्येत्पार्थिवःकिल ॥ ५१ ॥ तस्मात्तत्रैवगत्वाऽहंबोधयिष्यामितंनृपम् ॥ यथाऽद्याऽभिहितंदेव्या
यथारुचिकरोतुसः ॥५२॥ व्यासउवाच ॥ इतिसंचित्यमेधावीजगामनृपसन्निधौ ॥ प्रणम्यतमुवाचेदंकृतांजलिरमात्यजः॥५३॥ मंत्र्युवाच ॥
राजन्देवीवरारोहासिंहस्योपरिसंस्थिता ॥ अष्टादशभुजारम्यावराऽऽयुधधरापरा ॥ ५४ ॥ सामयोक्तामहाराजमहिषंभजभामिनि ॥ महिषी
भवराज्ञस्त्वंत्रैलोक्याऽधिपतेःप्रिया ॥ ५५ ॥ पट्टराज्ञीत्वमेवाऽस्यभवितानाऽत्रसंशयः ॥ सतवाऽऽज्ञाकरोजातोवशवर्तीभविष्यति ॥ ५६ ॥
त्रैलोक्यविभवंभुक्त्वाचिरकालंवरानने ॥ महिषंपतिमासाद्ययोषितांसुभगाभव ॥ ५७ ॥ इतिमद्वचनंश्रुत्वासास्मयावेशमोहिता ॥ मामुवाच
विशालाक्षीस्मितपूर्वमिदंवचः ॥ ५८ ॥ महिषीगर्भसंभूतंपशूनामधमंकिल ॥ बलिंदास्याम्यहंदेव्यैसुराणांहितकाम्यया ॥ ५९ ॥ कामूढाका
मिनीलोकेमहिषंवैपतिंभजेत् ॥ मादृशीमंदबुद्धेकिंपशुभावंभजेदिह ॥ ६० ॥

सिंहके ऊपर चढीहुई है ॥५४॥ हे महाराज ! "हे भामिनी ! तुम महिषासुरसे प्रीति करो तो त्रैलोक्याधिपति राजाकी प्रियतमा महिषी होगी ॥ ५५ ॥ तुम्हीं
उनकी पटरानी होगी इसमें संदेह नहीं. वह तुम्हारे वशवर्ती आज्ञाकर दास होकर जीवन व्यतीत करेंगे ॥५६॥ हे वरानने ! महिषको पति करनेसे तीनो लोकके
संपूर्ण विभव भोगकर तुम स्त्रियोंमें सौभाग्यवती होगी" ॥५७॥ मेरे इसप्रकार वचनसुनकरभी अहंकारसे मोहित हो उस विशालाक्षीने कुछेक हँसते हँसते मुझसे कहा
कि ॥५८॥ वह महिषीके गर्भसे उत्पन्न और पशुओंमे अधम है, इस कारण मैं देवताओंके हितकी कामनासे उसको देवीके सन्मुख बलिदान दूंगी ॥ ५९ ॥ इस
लोकमें ऐसी मन्दबुद्धि स्त्री कौन है जो महिषको पतिरूपसे वरण करेगी ? रे मन्दबुद्धे ! मेरी समान स्त्री क्या पशुभावकी अभिलाषा करती है ? ॥ ६० ॥

महिषी श्रृंगसंयुक्त है, अतएव वह श्रृंगारमदसे प्रमत्त होकर अव्यक्त शब्द करते करते सश्रृंग महिषको पति कर सक्ती है, किन्तु मैं उसकी समान वा मूढस्वभाव नहीं हूं जो उसको पति करूं ॥ ६१ ॥ रे दुष्ट ! समरांगणमें युद्ध करके उस देवताओंके अप्रियकारी असुरका संहार करूंगी, यदि उसको जीवनकी इच्छा हो तो पातालमें भाग जाय ॥ ६२ ॥ हे राजन् ! उसने मत्त होकर इसप्रकार कर्कशवचन कहे, मैं उनको सुनकर प्रतीकारका विचार करते करते आपके पास आया हूं ॥ ६३ ॥ हे महाराज ! रसभंग होनेकी आशंकासे मैंने युद्ध नहीं किया. विशेष कर आपकी आज्ञाके विना अत्यंत निरर्थक उत्साह किसप्रकार करता ? ॥ ॥ ६४ ॥ हे महीपाल ! वह भामिनी अपने बलके मदसे अत्यन्त उन्मत्त हो रही है, जाना नहीं जाता कि क्या होनहार है ? वा जो होनहार है सो अवश्यही होगा ॥ ६५ ॥ इस विषयमें आपही एकमात्र प्रभु हैं अतएव आप जो कहैं हम वही करैं, किन्तु इसकी मंत्रणा अत्यन्त कठिन है सुतरां युद्ध करना अच्छा वा

महिषीमहिषंनाथंसश्रृंगाश्रृंगसंयुतम् ॥ कुरुतेक्रंदमानावैनाऽहंतत्सदृशीशठा ॥ ६१ ॥ करिष्येऽहंमृधेयुद्धंहनिष्येत्वांसुराऽप्रियम् ॥ गच्छवादुष्टपातालंजीवितेच्छायदस्तिते ॥ ६२ ॥ परुषंतुतयावाक्यमित्युक्तंनृपमत्तया ॥ तच्छ्रुत्वाऽहंसमायातःप्रतिचिंत्यपुनःपुनः ॥ ॥ ६३ ॥ रसभंगंविचिंत्यैवनयुद्धंतुमयाकृतम् ॥ आज्ञांविनातवात्यंतंकथंकुर्यांवृथोद्यमम् ॥ ६४ ॥ साऽतीवचबलोन्मत्तावर्ततेभूपभामिनी ॥ भवितव्यंनजानामिकिंवाभाविभविष्यति ॥ ६५ ॥ कार्येऽस्मिंस्त्वंप्रमाणंनोमंत्रोऽतीवदुरासदः ॥ युद्धंपलायनंश्रेयोनजानेऽहंविनिश्चयम् ॥ ६६ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहा०पञ्चमस्कन्धेदशमोऽध्यायः ॥१०॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वामहिषोमदविह्वलः ॥ मंत्रिवृद्धान्समाहूयराजावचनमब्रवीत् ॥ १ ॥ राजोवाच ॥ मंत्रिणःकिंचकर्तव्यंविश्रब्धंब्रूतमाचिरम् ॥ आगतादेवविहितामायेयंशांबरीवकिम् ॥ २ ॥ कार्येऽस्मिन्निपुणायूयमुपायेषुविचक्षणाः ॥ सामादिषुचकर्तव्यःकोऽत्रमंत्रंब्रुवंतुच ॥ ३ ॥

भागना अच्छा इसका मैं कुछ निश्चय नहीं करसक्ता ॥ ६६ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कंधे भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ ॥ व्यासजी बोले कि, मदमोहित राजा महिषासुरने दूतके इसप्रकार वचनसुन वूढे मंत्रियोंको बुलाकर कहा ॥ १ ॥ हे मंत्रियो ! इस समय मुझको क्या करना चाहिये ? आप उसको निश्चय करके शीघ्र कहिये. क्या यह देवी शम्बरासुरकी मायाके समान देवताओंसे विरचित होकर यहां आई है ? ॥ २ ॥ आपलोग सामादि चारो प्रकारके उपाय प्रयोग करनेमें विचक्षण हैं और उपस्थित मंत्रणा कार्यमें भी निपुण हैं, अतएव इस समय साम, दान, भेद और दंड इन चार उपायोंमें किस उपायका अवलम्बन करना चाहिये ? यह मुझसे कहो ॥ ३ ॥

मंत्री बोले हे नृपसत्तम ! सदा सत्य और प्रियवचन कहना चाहिये, उसमें जो हितकारी है पण्डितलोग विचार करके उसीको स्वीकार करैं ॥४॥ हे राजन्! इसलोकमें औषधी जिसप्रकार मनुष्योंको अप्रिय होनेपर भी रोगविनाश करती है । इसीप्रकार सत्यवचन अप्रिय होनेपर भी हितकर है, किन्तु केवल प्रियवचन अहितकर होता है ॥५॥ हे पृथ्वीपते ! जो सत्यवचनको सुनते है और जो अनुमोदन करते हैं. ये दोनों प्रकारके पुरुषही दुर्लभ है,और सत्यवक्ता पुरुष भी अत्यन्त दुर्लभ है. क्योकि लोकमे चाटुवादीही ( मीठी बातोंवाले ) अधिक दिखाई देते है ॥ ६ ॥ हे नरनाथ ! शुभ वा अशुभ क्या है ? इस त्रैलोक्यमे उसको कौन जानता है? इस दुरूह ( कठिन ) विचारके विषयका निर्णय हम किसप्रकारसे कहैं? ॥७॥ राजाने कहा—आपलोग अपनी बुद्धिके अनुसार जिसका जो अभिप्राय हो वह पृथक् पृथक् कहो, वह सब सुनकर फिर मैं विचार करूंगा ॥८॥ क्योंकि सब पुरुषोंका मत भलीभाँतिसे जान वारंवार विचार कर जो श्रेष्ठ हो कार्यकुशल पुरुष उसी कार्यको कर्त्तव्य जाने॥९॥व्यासजी बोले—उसके इसप्रकार वचन सुनकर महाबल विरूपाक्ष शीघ्र राजासे मनोरंजन वचन कहने लगा ॥ १० ॥ विरूपाक्ष बोला—हे राजन्! आप निश्चय जानिये कि उस सामान्य नारीने मदसे गर्वित होकर जो कहा है वह विभीपिका (डरावनी) मात्र है॥ ११॥स्त्रियोंकी चेष्टा और साहस निरर्थक होता है इस वातको मनुष्यमात्र जानता है अतएव कौन पुरुष स्त्रीके रणश्लाघाकर कटुवचनोंसे डरता है ? ॥ १२ ॥ हे राजन् ! आपने वीरताके दर्पसे त्रिभुवनको जीता है किन्तु इस समय यदि अवला कामिनीके भयसे आप हीनता स्वीकार करेंगे तो संसारमे आपका बहुतही अयश होगा ॥ १३ ॥ अतएव हे महाराज ! मैं

मन्त्रिणऊचुः॥सत्यंसदैववक्तव्यंप्रियंचनृपसत्तम ॥ कार्यंहितकरंनूनंविचार्यविबुधैःकिल ॥ ४ ॥ सत्यंचहितकृद्राजन्प्रियंचाऽहितकृद्भवेत् ॥
यथौषधंनृणांलोकेह्यप्रियंरोगनाशनम् ॥ ५ ॥ सत्यस्यश्रोतामंताचदुर्लभःपृथिवीपते ॥ वक्तापिदुर्लभःकामंबहवश्चाटुभाषकाः ॥ ६ ॥
कथंब्रूमोऽत्रनृपतेविचारेगहनेत्विह ॥ शुभंवाऽप्यशुभंवाऽपिकोवेत्तिभुवनत्रये॥७॥ राजोवाच ॥ स्वस्वमत्यनुसारेणब्रुवंतवद्यपृथक्पृथक् ॥येषां
हियादृशोभावस्तच्छ्रुत्वाचिंतयाम्यहम्॥८॥ बहूनांमतमाज्ञायविचार्यचपुनःपुनः॥यच्छ्रेयस्तद्धिकर्तव्यंकार्यंकार्यविचक्षणैः॥९॥व्यासउवाच॥
तस्यैवंवचनंश्रुत्वाविरूपाक्षोमहाबलः ॥ उवाचतरसावाक्यंरंजयन्पृथिवीपतिम् ॥ १० ॥ विरूपाक्षउवाच ॥ राजन्नारीवराकीयंसात्रतेमद
गर्विता ॥ विभीषिकामात्रमिदंज्ञातव्यंवचनंत्वया ॥ ११॥कोबिभेतिस्त्रियोवाक्यैर्दुरुक्तैरणदुर्मदैः॥अनृतंसाहसंचेतिजानन्नारीविचेष्टितम्॥१२॥
जित्वात्रिभुवनंराजन्नद्यकांताभयेनवै ॥ दीनत्वेऽप्ययशोनूनंवीरस्यभुवनेभवेत् ॥१३ ॥ तस्माद्याम्यहमेकाकीयुद्धायचंडिकांप्रति ॥ हनिष्येतां
महाराजनिर्भयोभवसांप्रतम् ॥ १४ ॥

अकेलाही चंडिकासे युद्ध करने जाऊंगा और मैंही उसको मारूंगा, आप अब निर्भयचित्त होकर रहिये ॥ १४ ॥ हे राजन् ! आप मेरा पराक्रम देखिये मैं सेनासहित जाकर अनेक अस्त्र शस्त्रोंसे उस चंडविक्रमा दुर्मदा चण्डिकाका वध करूंगा॥ १५॥वा सर्पमय पाशसे बांधकर आपके पास लेआऊंगा तो वह निरुपाय स्त्री सदा आपके वशीभूत होकर रहेगी इसमें संदेह नहीं ॥ १६ ॥ व्यासजी बोले–विरूपाक्षके इस प्रकार वचन सुनकर दुर्द्धरने कहा हे राजन् ! विरूपाक्ष अत्यन्त बुद्धिमान् है अतएव इसने जो कहा है वह युक्तिसंगत और सत्य है॥ १७॥हे राजन् ! आप बुद्धिमान् है इसकारण मेरा भी यथार्थ वचन सुनिये मैंने अनुमानसे उस सुंदती रमणीको का मातुर जाना है ॥ १८॥ क्योंकि उस नितम्बिनीने भय दिखलाकर आपको वशीभूत करनेकी इच्छा की है. विशेषकर प्रायः रूपगर्विता नायिका कामातुर होकर इसी प्रकार व्यवहार करती है ॥ १९॥ मानिनीके ऐसे व्यवहारको हाव कहते हैं. जो अत्यन्त रसज्ञ हैं, वेही इसको जानसक्ते हैं. स्त्रियोंकी वह वक्रोक्ति ही प्रियपुरुषोंके

सेनावृतोऽहंगत्वातांशस्त्रास्त्रैर्विविधैःकिल ॥ निपूदयामिदुर्मर्पांचंडिकांचंडविक्रमाम् ॥ १५ ॥ बद्ध्वासर्पमयैःपाशैरानयिष्येतवांतिकम् ॥ वश गातुसदातेस्यात्पश्यराजन्वलंमम ॥ १६ ॥ व्यासउवाच ॥ विरूपाक्षवचःश्रुत्वादुर्धरोवाक्यमब्रवीत् ॥ सत्यमुक्तंवचोराजन्विरूपाक्षेणधीम ता ॥ १७ ॥ ममाऽपिवचनंश्लक्ष्णंश्रोतव्यंधीमतात्वया ॥ कामातुरैषासुदतीलक्ष्यतेऽप्यनुमानतः ॥ १८ ॥ भवत्येवंविधाकामंनायिकारू पगर्विता ॥ भीषयित्वावरारोहात्वांवशेकर्तुमिच्छति ॥ १९ ॥ हावोऽयंमानिनीनांवैतंवेत्तिरसवित्तमः ॥ वक्रोक्तिरेपाकामिन्याःप्रियंप्रतिपरा यणम् ॥ २० ॥ वेत्तिकोऽपिनरःकामंकामशास्त्रविचक्षणः ॥ यदुक्तंनामबाणैस्त्वांवधिष्येरणमूर्धनि ॥ २१॥ हेतुगर्भमिदंवाक्यंज्ञातव्यंहेतुवि त्तमैः ॥ बाणास्तुमानिनीनांवैकटाक्षाएवविश्रुताः ॥ २२ ॥ पुष्पांजलिमयाश्चान्येव्यंग्यानिवचनानिच ॥ काशक्तिरन्यबाणानांप्रेरणेत्व यिपार्थिव ॥ २३ ॥ तादृशीनांनसाशक्तिर्ब्रह्मविष्णुहरादिषु ॥ ययोक्तंनेत्रबाणैस्त्वांहनिष्येमन्दपार्थिवम् ॥ २४ ॥ विपरीतंपरिज्ञातंतेनाऽरस विदाकिल ॥ पातयिष्यामिशय्यायांरणमय्यांपतिंतव ॥ २५ ॥

आकर्षणविषयमें प्रधान कारण होती है ॥ २० ॥ जो पुरुष कामशास्त्रमें चतुर हैं, उनमें कोई कोई पुरुष केवल इस विषयको भलीभांति जानसक्ते ह. हे राजन् ! उस कामिनीने कहा है "तुमको सम्मुख समरमें बाणोंसे मारूंगी" ॥ २१ ॥इसका तात्पर्य पृथक् है. जो पण्डितलोग हेतुविद्यामें निपुण हैं, वेही उस हेतुगर्भ वाक्यको जानसक्ते है देखो, मानिनीगणोंका दूसरा कोई बाण नहीं है. केवल कटाक्षबाणही प्रसिद्ध है ॥ २२ ॥ और अभिप्रायके प्रगट करनेवाले मर्मार्थ वचनही पुष्पमय दूसरा बाण है. हे पार्थिव ! आपके ऊपर बाण चलानेकी ब्रह्मा, विष्णु और महादेवमें भी शक्ति नहीं है ॥ २३ ॥अतएव तादृशी शृंगारवती अबला कामिनीमें प्रकृत बाण चलानेकी क्या सामर्थ्य है ? हे राजन् ! उस स्त्रीने कहा है "रे मन्द ! तुम्हारे राजाको नयनबाणसे निहत करूंगी" ॥ २४ ॥ किन्तु दूतको रसज्ञान नहीं है, इस कारण

॥ २९

करूंगी॥ २५॥ यह निश्चय उसने विपरीत ज्ञान किया है इसमें संदेह नहीं है. उस कामनिपुण कामिनीने और भी कहा है कि तुम्हारे पतिको रणशय्यापर निपातित करूंगी ॥ २६॥ हे राजन्! इस विषयमें भी विचार ही विपरीतरतिक्रीडाके अभिप्रायसे कहागया है, इसमें संदेह नहीं उस सुन्दरीने कहा है कि, उसका प्राणहरण करूंगी ॥ २६॥ हे राजन् ! इस विषयमें भी विचार करके देखो कि वीर्यही प्राण कहागयाहै, अतएव वह स्त्री आपको वीर्यहीन करेगी, इसी अभिप्रायसे कहाहै, दूसरा कोई अभिप्राय नहीं है हे नृप! उत्तम स्त्रियें व्यङ्ग्य वचनोंसेही प्रियपुरुषको वरण करती हैं ॥ २७ ॥ मैंने जो कहा रतिशास्त्रमें चतुर पण्डितलोग विचार करके यह जान सक्ते हैं, हे महाराज ! आप इसको जानकर उस कामिनीके प्रति सरस व्यवहार कीजिये॥ २८॥हे भूपते ! साम और दानके अतिरिक्त उसको बाध्य करनेका दूसरा उपाय नहींहै. वह मानिनी गर्वितहो वा रुष्ट

वीर्यंप्राणाइतिप्रोक्तंतद्विहीनंनचाऽन्यथा ॥ व्यंग्याधिक्ये विपरीतरतिक्रीडाभाषणंज्ञेयमेवतत् ॥ करिष्येविगतप्राणंयदुक्तंवचनंतया ॥ २६ ॥ तद्वैविचारतोज्ञेयंरसग्रंथविचक्षणैः ॥ इतिज्ञात्वामहाराजकर्तव्यंरससंयुतम् ॥ २८ ॥ सामदानद्वयंतस्याना नवाक्येनवरयत्युत्तमानृप ॥२७॥ तद्वैविचारतोज्ञेयंरसग्रंथविचक्षणैः ॥ इतिज्ञात्वामहाराजकर्तव्यंरससंयुतम् ॥ २८ ॥ सामदानद्वयंतस्याना न्योपायोऽस्तिभूपते ॥ रुष्टावागर्विताववाऽपिवशगामानिनीभवेत् ॥ २९ ॥ तादृशैर्मधुरैर्वाक्यैरानयिष्येतवांतिकम् ॥ किंबहूक्तेनमेराजन्कर्त व्यावशवर्तिनी ॥ ३० ॥ गत्वामयाऽधुनैवेयंकिंकरीवसदैवते ॥ व्यासउवाच ॥ इत्थंनिशम्यतद्वाक्यंताम्रस्तत्त्वविचक्षणः ॥ ३१ ॥ उवा चवचनंराजन्निशामयमयोदितम् ॥ हेतुमद्धर्मसहितंरसयुक्तंनयान्वितम् ॥ ३२ ॥ नैपाकामाऽऽतुराबालानानुरक्ताविचक्षणा ॥ व्यंग्यानिनैव वाक्यानितयोक्तानितुमानद ॥ ३३ ॥ चित्रमत्रमहाबाहोयदेकावरवर्णिनी ॥ निरालंबासमायातिचित्ररूपामनोहरा ॥ ३४ ॥ अष्टादशभुजा नारीनश्रुतानचवीक्षिता ॥ केनाऽपित्रिषुलोकेषुपराक्रमवतीशुभा ॥ ३५ ॥

हो,इससे अवश्य वशीभूत होगी॥ २९॥हे राजन् ! मुझको अधिक वचन कहनेका प्रयोजन नहीं है मै अभी जाकर ऐसे मधुरवचनोंसे उसको आपके समीप लाऊगा ॥ ३० ॥ अधिक क्या उसको किंकरीके समान सदा आपके वशीभूत करदूंगा । व्यासजी बोले दुर्द्धरके इसप्रकार वचन सुनकर कार्यकुशल ताम्रने कहा ॥ ३१ ॥ हे राजन्! मै हेतुयुक्त सरस और धर्मसम्मत नीति वचन कहता हूं.सुनो॥ ३२॥हे मानद ! वह बुद्धिमती रमणी कामातुर वा आपके प्रति अनुरक्त नहीं है और उस रमणीने आपके प्रति व्यंग्य वचन भी प्रयोग नहीं किये है ॥ ३३ हे महाराज ! वह विचित्ररूपा मनोहारिणी वरवर्णिनी रमणी जो निराश्रय होकर अकेलीही इस स्थानमें युद्धकी इच्छासे आई है. यह अत्यन्त आश्चर्यका विषयहै ॥ ३४ ॥ स्त्रियोंके दो भुजा होती है, किन्तु इस स्त्रीके अठारह भुजा हैं, और उन अठारह भुजा

ओंमें उत्तमोत्तम अस्त्रधारण करके पराक्रमप्रकाशमें उद्यत हैं. हे महाराज ! ऐसी स्त्री त्रैलोक्यमें कभी नहीं देखी और कहीं सुनी भी नहीं ॥ ३५॥ अतएव यहसब कालका विपरीत कार्य प्रतीत होताहै ॥ ३६॥हे महाराज ! मैं रात्रिमें दुर्निमित्त स्वम देखताहूं, इससे मुझको निश्चय बोध होताहै कि निकटही घोर विपद् उपस्थित है ॥ ३७ ॥ मैने उषःकालमें स्वम देखा है कि एक स्त्री काले वस्त्र पहनकर घरमें रोती है. इससे बोध होता है कि, आपका अमंगल उपस्थित होगा ॥ ३८ ॥ हे राजन् ! रात्रिकालके समय पक्षीगण घरघर विकट शब्दसे चीत्कार करते है और सभी गृहोंमें अनेक उत्पात प्रादुर्भूत होतेहै ॥३९ ॥ विशेषकर इससमय यह बाला युद्धकेलिये दृढप्रतिज्ञा होकर आपको बुलाती है, इससे अनुमान करता हूं कि इसका अवश्यही कोई गूढ कारण है ॥ ४० ॥ हे विभो ! यह रमणी मानवी वा गंधर्वकामिनी अथवा असुरपत्नी नहीं है. केवल हमको मोह उत्पन्न करानेके लियेही देवताओंने इस मायारूपिणीको निर्माण किया है ॥ ४१ ॥ हे राजेन्द्र ! कातरता अवलम्बन करना उचित नहीं है सबप्रकारसे युद्धही करना उचित है, जो होनहार है वह अवश्यही होगा, यह मेरा निश्चित अभिप्रायहै ॥४२॥ शुभहो वा अशुभ हो देवताओंका कार्य कोई नहीं जानसक्ता इसकारण बुद्धिमान् पुरुषोंको विशेष विचारपूर्वक धैर्य अवलम्बन करके स्थिर रहनाही उचित है ॥४३॥ हे नराधिप ! पुरुषका जीवन वा मरण दैवाधीन है. इसकारण त्रिभुवनमें कोई भी उसके अन्यथा करनेमें समर्थ नहींहै॥४४॥यहबात सुनकर महिषासुरने कहा हे महाभाग ताम्र ! तुम युद्धके लिये कृतनिश्चय होकर उस रमणीके निकट जाओ और उस वरारोहा मानिनीको धर्मानुसार जीतकर मेरे समीप लाओ॥४५॥यदि वह नारी संग्राममें तुम्हारे वशीभूत न हो तो इसका संहार करो और यदि वशीभूत हो तो वध न करके यत्नसहित यथेष्ट सन्मान करो ॥४६॥ हे सर्वज्ञ! तुम वीर और

आयुधान्यपितावंतिधृतानिबलवंतिच ॥ विपरीतमिदंमन्येसर्वंकालकृतंनृप ॥ ३६ ॥ स्वाप्नानिदुर्निमित्तानिमयादृष्टानिवैनिशि ॥ तेनजानाम्यहंनूनं वैशसंसमुपागतम् ॥ ३७ ॥ कृष्णांबरधरानारीरुदतीचगृहांगणे ॥ दृष्टास्वप्नेप्युषःकालेचिंतितव्यस्तदत्ययः ॥ ३८ ॥ विकृताः पक्षिणोरात्रौरोरुवंतिगृहेगृहे ॥ उत्पाताविविधाराजन्प्रभवंतिगृहेगृहे ॥ ३९ ॥ तेनजानाम्यहंनूनंकारणंकिंचिदेवहि ॥ यत्त्वांप्रार्थयतेबालायुद्धायकृतनिश्चया ॥ ४० ॥ नैषाऽस्तिमानुषीनोवागांधर्वीनतथाऽऽसुरी॥ देवैःकृतेयंज्ञातव्यामायामोहकरीविभो ॥ ४१॥ कातरत्वंनकर्तव्यंमैतन्मतमित्यलम् ॥ कर्तव्यंसर्वथायुद्धंयद्भाव्यंतद्भविष्यति ॥ ४२ ॥ कोवेददैवकर्तव्यंशुभंवाऽप्यशुभंतथा ॥ अवलंब्यधियाधैर्यंस्थातव्यंवैविचक्षणैः ॥ ४३ ॥ जीवितंमरणंपुंसांदैवाधीनंनराधिप ॥ कोपिनैवान्यथाकर्तुंसमर्थोभुवनत्रये ॥ ४४ ॥ महिषउवाच ॥ गच्छताम्रमहाभागयुद्धायकृतनिश्चयः ॥ तामानयवरारोहांजित्वाधर्मेणमानिनीम् ॥ ४५ ॥ नभवेद्वशगानारीसंग्रामेयदिसातव ॥ हंतव्यानान्यथाकामंमाननीयाप्रयत्नतः ॥ ४६ ॥ वीरस्त्वमसिसर्वज्ञकामशास्त्रविशारदः ॥ येनकेनाप्युपायेनजेतव्यावरवर्णिनी ॥ ४७ ॥

कामशास्त्रमें सुपण्डित हो. अतएव जिस किसी उपायसे हो, तुम उस वरवार्णिनीको जीतो ॥ ४७ ॥ हे महाबाहो ! वीरवर ताम्र ! तुम महती सेनाके सहित उस स्थानमें जल्दी जाकर वारंवार विचारकर उसका मनोगतभाव जानो ॥ ४८ ॥ वह स्त्री कामभावसे या वैरभावसे या अन्य किसी प्रयोजनसे आई है ? अथवा किसीकी माया है ? तुम इन सबका कारण भलीभांतिसे जानो॥ ४९॥ प्रथम तो इन सब विषयोंका निश्चय करके उसका चिकीर्षित(इच्छित)विषय जानना चाहिये. फिर बल और सामर्थ्यके अनुसार उससे संग्राम करना उचित है ॥ ५० ॥ देखो, कातरता दिखाना भी उचित नहीं है और निर्दय व्यवहार करना भी उचित नहीं है उस रमणीका जैसा अभिप्राय हो, उसीप्रकार तुमको व्यवहार करना चाहिये ॥५१॥ श्रीव्यासजी बोले हे महाराज ! ताम्र कालके नितान्त वशीभूत हो नरपतिके इसप्रकार वचन सुनतेही उनको प्रणाम करके सेनासहित बाहर निकला ॥५२॥ यह दुरात्मा गमन करते करते मार्गमें यममार्गके प्रदर्शक

त्वरन्वीरमहाबाहोसैन्येनमहतावृतः॥ तत्रगत्वात्वयाज्ञेयाविचार्यचपुनःपुनः॥४८॥किमर्थमागताचेयंज्ञातव्यंतद्धिकारणम्॥कामाद्वावैरभावाद्वमायाकस्येयमित्युत ॥४९॥ आदौतन्निश्चयंकृत्वाज्ञातव्यंतच्चिकीर्षितम्॥पश्चाद्युद्धंप्रकर्तव्यंयथायोग्यंयथाबलम्॥५०॥कातरत्वंनकर्तव्यंनिर्दयत्वंतथानच ॥यादृशंहिमनस्तस्याःकर्तव्यंतादृशंत्वया॥५१॥व्यासउवाच॥इतितद्भाषितंश्रुत्वाताम्रःकालवशंगतः॥निर्गतःसैन्यसंयुक्तःप्रणम्यमहिषंनृपम् ॥५२॥ गच्छन्मार्गेदुरात्माऽसौशकुनान्वीक्ष्यदारुणान् ॥ विस्मयंचभयंप्रापयममार्गप्रदर्शकान् ॥५३॥ सगत्वातांसमालोक्यदेवींसिंहोपरिस्थिताम्॥स्तूयमानांसुरैःसर्वैःसर्वायुधविभूषिताम् ॥५४॥तामुवाचविनीतःसन्वाक्यंमधुरयागिरा॥सामभावंसमाश्रित्यविनयाऽवनतःस्थितः ॥५५॥ देविदैत्येश्वरःशृंगीत्वद्रूपगुणमोहितः॥स्पृहांकरोतिमहिषस्त्वत्पाणिग्रहणायच ॥५६॥ भावंकुरुविशालाक्षितस्मिन्नमरदुर्जये ॥ पतिंतंप्राप्यमृद्वंगिनंदनेविहराऽद्भुते ॥५७॥ सर्वांगसुंदरंदेहंप्राप्यसर्वसुखाऽऽस्पदम् ॥ सुखंसर्वात्मनाग्राह्यंदुःखंहेयमितिस्थितिः॥५८॥

दारुण दुर्निमित्त ( दुःशकुन )देखकर विस्मितऔर भीतहुआ॥५३॥ उसने क्रमानुसार वहां उपस्थित हो उस देवीको देखा कि वह देवी सब आयुधोंसे विभूषित हो सिंहके ऊपर विराजमान है और सब देवतालोग उनकी स्तुति कर रहे है ॥५४॥तब ताम्र विनयावनत हो प्रथम सामभाव अवलम्बन पूर्वक मधुर वचनद्वारा उनसे कहने लगा ॥ ५५ ॥ हे देवि ! दैत्येश्वर महिष आपके रूप और गुणोंसे मोहित होकर पाणिग्रहणके लिये अभिलाषी हुए है ॥ ५६ ॥ हे सुन्दरि ! तुम इस सुरविजयी महिषासुरके सहित प्रीति स्थापन करो हे कोमलांगि ! उसको पति बनाकर तुम परमानन्दसे अलौकिक नन्दनवनमें विहार करो ॥ ५७ ॥ देखो, संपूर्ण सुखका आस्पद सर्वांगसुन्दर शरीर धारण करके सब प्रकारसे सुखग्रहण और दुःखका त्याग करनाही उचित है, यह रीति

विशेष सुखदायक होता है,किन्तु यदि अज्ञानतासे इसके विपरीत घटना हो तो निःसंदेह क्लेशकर होती है ॥ ११॥ तुमने अभी कहा कि,हे भामिनी!तुम मेरे पतिकी सेवा करो,इस कारण बोध होता है तुम भी अत्यन्त निर्बोध और मूर्ख हो,क्योंकि मेरा यह रूप लावण्य और महिष शृंगवान, अतएव किसप्रकार हम दोनोंका संबंध होगा?॥ १२॥तुम चलेजाओ वा इच्छा हो तो युद्ध करो उसमें मैं तुमको बांधवों सहित विनाश करूंगी और यदि तुमलोग यज्ञभाग और देवलोक परित्याग करो तो सुखी होसक्ते हो॥ १३॥श्रीव्यासजी बोले हे महाराज! उस देवीने यह वचन कहकर ऐसी अद्भुत गर्जना करी कि कल्पान्त कालके समान उस घोर शब्दसे दानवोंको भय उत्पन्न हुआ॥ १४॥तब उस भयंकर गर्जन शब्दसे पर्वतों सहित पृथ्वी कांपने लगी,अधिक क्या उससे दानवोंकी स्त्रीयोंके गर्भ भी गिरगये॥ १५॥

मूर्खस्त्वमसियद्ब्रूषेपतिमेभजभामिनि ॥ क्वाऽहंक्वमहिषःशृंगीसंबंधःकीदृशोद्वयोः ॥ १२ ॥ गच्छयुध्यस्ववाकामंहनिष्येऽहंसबांधवम्॥यज्ञ भागंदेवलोकंनोचेत्त्यक्त्वासुखीभव ॥१३॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वासातदादेवीजगर्जभृशमद्भुतम् ॥ कल्पांतसदृशंनादंचक्रेदैत्यभयावहम्॥ ॥ १४ ॥ चकंपेवसुधाचेलुस्तेनशब्देनभूधराः ॥ गर्भाश्चदैत्यपत्नीनांसंस्रुवुर्गर्जितस्वनात् ॥ १५ ॥ ताम्रःश्रुत्वाचतंशब्दंभयत्रस्तमनास्तदा॥ पलायनंततःकृत्वाजगाममहिषांतिकम् ॥ १६ ॥ नगरेतस्ययेदैत्यास्तेपिचिंतामवाप्नुवन् ॥ बधिरीकृतकर्णाश्चपलायनपरान्नृप ॥ १७ ॥ तदा क्रोधेनसिंहोऽपिननादभृशमुत्सटः ॥ तेननादेनदैतेयाभयंजग्मुरपिस्फुटम् ॥ १८ ॥ तामंसमागतंदृष्ट्वाहयारिरपिमोहितः॥चिंतयामाससचिवैः किंकर्तव्यमतःपरम् ॥ १९ ॥ दुर्गग्रहोवाकर्तव्योयुद्धंनिर्गत्यवापुनः ॥ पलायनेकृतश्रेयोभवेद्वादानवोत्तमाः॥२०॥बुद्धिमंतोदुराधर्षाःसर्वेशास्त्र विशारदाः॥मंत्रःखलुप्रकर्तव्यःसुगुप्तःकार्यसिद्धये॥२१॥मंत्रमूलंस्मृतंराज्यंयदिसस्यात्सुरक्षितः॥मंत्रिभिश्चसदाचारैर्विधेयःसर्वथाबुधैः॥२२॥

ताम्र उस शब्दको सुन,भयसे चंचलमन हो महिषके निकट भागगया १६॥हे नृप!उसके नगरमें तिसकाल जो दानव उपस्थित थे,वे बधिर(बहरे)होकर भागे और उस विषयकीचिन्तामें निमग्न हुए॥ १७॥फिर सिंहभी क्रोधसेजटाऊर्ध्वमें उत्क्षिप्त करता हुआ घोरतर उत्कट गर्जना करनेलगा.उस शब्दसे दानव बहुत डरे। १८।महिषासुर ताम्रको लौट आया देखकर विमोहित हुआ और फिर क्या करना चाहिये?मंत्रियोंके संग इस विषयकी चिन्ता करनेलगा॥ १९॥महिषने कहा हे दानवोत्तमगण! अब दुर्गका आश्रय लेना चाहिये अथवा बाहर निकलकर युद्ध करना उचित है ? वा भागनेसे मंगल होसक्ता है ॥ २०॥ तुमलोग सभी बुद्धिमान् और सर्वशास्त्रोंमें सुपण्डित हो.तथा शत्रुओंसे अजित हो इसकारण कार्यसिद्धिके लिये अत्यन्त गुप्तभावसे इस विषयकी मंत्रणा करो ॥ २१॥क्योंकि मंत्रही राज्यका मूल है यदि

वह मंत्र भलीभांतिसे रक्षित हो तो राज्यभी रक्षित होता है इसकारण सदाचारसंपन्न मंत्रीगणद्वारा उस मंत्रणाको सब प्रकारसे रक्षित करना अत्यन्त आवश्यक है॥ ॥ २२ ॥ मंत्रणाके प्रकाशित होनेसे राज्य और भूपतिका विनाश होता है अतएव अभ्युदयके अभिलाषी मनुष्योंको भेदभयसे अवगत मंत्रणा अत्यन्त गुप्त रखनी चाहिये ॥२३॥ हे मंत्रियो ! इस समय देश और कालके अनुसार नीतिविषयका निर्णय करके इस विषयमें जो हित और हेतुयुक्त हो वही कहो॥२४॥देवताओंसे निर्मित होकर जो प्रबला बाला अकेली निराश्रय इस स्थानमें आई है.पहले उसका कारण खोजना चाहिये ॥२५॥ वह बाला संग्रामकी प्रार्थना करती है इससे अधिक दूसरा आश्चर्यका विषय क्या है ? इसमे श्रेयोलाभ ( कल्याण ) होगा वा उसके विपरीत होगा त्रिभुवनमें इसको कौन कहसक्ता है?॥२६॥अनेक पुरुषोंकी जय नहीं होती और एक पुरुषकी पराजय भी नहीं होती इसकारण जय और पराजयको सर्वथा दैवके अधीन जानना चाहिये ॥ २७॥ जो दोनोंके पक्षपाती है

मंत्रभेदेविनाशःस्याद्राज्यस्यभूपतेस्तथा ॥ तस्माद्भेदभयाद्गुप्तःकर्तव्योभूतिमिच्छता॥२३॥तदत्रमंत्रिभिर्वाच्यंवचनंहेतुमद्धितम् ॥ कालदेशाऽ
नुसारेणविचिंत्यनीतिनिर्णयम् ॥ २४ ॥ यायोषाऽत्रसमायाताप्रबलादेवनिर्मिता ॥ एकाकिनीनिरालंबाकारणंतद्विचिंत्यताम् ॥ २५ ॥ युद्धं
प्रार्थयतेबालाकिमाश्चर्यमतःपरम् ॥ श्रेयोऽत्रविपरीतंवाकोवेत्तिभुवनत्रये ॥ २६ ॥ नबहूनांजयोऽप्यस्तिनैकस्यचपराजयः ॥ दैवाऽ
धीनौसदाज्ञेयौयुद्धेजयपराजयौ ॥ २७ ॥ उपायवादिनःप्राहुर्दैवंकिंकेनवीक्षितम् ॥ अदृष्टमितियन्नामप्रवदंतिमनीषिणः ॥ २८ ॥
तत्सत्त्वेऽपिप्रमाणंकिंकातराशाऽवलंबनम् ॥ नसमर्थजनानांहिदैवंकुत्राऽपिलक्ष्यते॥२९॥उद्यमोदैवमेतौहिशूरकातरयोर्मतम् ॥ विचिंत्याऽद्य
धियासर्वंकर्तव्यंकार्यमादरात्॥३०॥व्यासउवाच॥ इतिराज्ञोवचःश्रुत्वाहेतुगर्भंमहायशाः॥बिडालाख्योमहाराजमित्युवाचकृतांजलिः॥३१॥

वे कहते है दैव क्या है ? पण्डितलोग जिसका नाम अदृष्ट कहते है,उस अदृष्टको क्या किसीने कभी देखा है?अतएव जयलाभके लिये उचित उपाय अवलम्बन करना अत्यन्त कर्त्तव्य है ॥२८॥ यदि कहो कि, दैव होनेपर भी होसक्ता है तो इसमे प्रमाण क्या है?यह केवल कातरपुरुषकी आशाका अवलम्ब मात्र है और जो अपना कार्य सम्पादन करनेमें समर्थ हैं,ऐसे पुरुषोने दैवका आश्रय किया हो यह कहीं दिखाई नहीं देता ॥२९॥ अतएव उद्यम शूर पुरुषोके अभिमत और दैव कातरपुरुषोके सम्मत है यही निश्चय है अतएव आज इन सब विषयोको बुद्धिसे विचारकर यत्नसहित कार्य संपादन करना चाहिये ॥३०॥ व्यासजी बोले नृपति महिषासुरके हेतुपूर्ण वचन सुनकर महाशय बिडालाक्ष हाथ जोडकर कहनेलगा ॥३१॥

हे राजन् ! यह विशालनयना वाला किसकी पत्नी और कहांसे किसलिये आई है ? प्रथम यह सब विषय यत्नसहित जानकर फिर इसका विचार करना चाहिये ॥३२॥ मुझको बोध होता है कि स्त्रीसेही आपका मरण होगा. देवताओंने यह वृत्तान्त जानकर आन्तरिक यत्नसहित अपने तेजसे इस कमलनयना कामिनीको उत्पन्न करके भेजा है ॥३३॥ और वह सभी युद्ध करनेकी इच्छासे संग्रामदर्शनके अभिलाषी होकर आकाशमण्डलमें गुप्तभावसे स्थिति करते हैं यथा समयमें सभी उस कामिनीकी सहायता करेंगे इसमें संदेह नहीं ॥३४॥ संग्राम उपस्थित होनेपर विष्णु इत्यादि देवतालोग उस कामिनीको आगे करके हम सबका विनाश करेंगे और वह देवी आपका वध करेगी ॥ ३५ ॥ हे नरनाथ ! वही उसकी एकन्तवासना है, यह मैने प्रथमही जानलिया है किन्तु भवितव्य क्या होगा ? यह मैं नहीं कहसक्ता ॥ ३६ ॥ हे प्रभो ! इस समय हमको युद्ध करना उचित नहीं है. इस बातको कहनेमें मैं समर्थ नहीं हूं अतएव इस देवकृत कार्यमें आपका जो

राजन्नेषाविशालाक्षीज्ञातव्यायत्नतःपुनः ॥ किमर्थमिहसंप्राप्ताकुतःकस्यपरिग्रहः ॥ ३२ ॥ मरणंतेपरिज्ञायस्त्रियाःसर्वात्मनासुरैः ॥ प्रेषिता पद्मपत्राक्षीसमुत्पाद्यस्वतेजसा ॥ ३३ ॥ तेऽपिच्छन्नाःस्थिताःखेऽत्रसर्वेयुद्धदिदृक्षवः ॥ समयेऽस्याःसहायास्तेभविष्यंतियुयुत्सवः ॥ ३४ ॥ पुरतःकामिनींकृत्वातेवैविष्णुपुरोगमाः॥ वधिष्यंतिचनःसर्वान्सात्वांयुद्धेहनिष्यति ॥३५॥एतच्चिकीर्षितंतेषांमयाज्ञातंनराधिप॥भवितव्यस्य नज्ञानंवर्ततेममसर्वथा ॥३६॥ योद्धव्यंनत्वयाद्यैतिनाऽहंवक्तुंक्षमःप्रभो ॥ प्रमाणंत्वंमहाराजकार्येऽत्रदेवनिर्मिते ॥ ३७ ॥ त्वदर्थेऽस्माभिरनिशं मर्तव्यंकार्यगौरवात् ॥ विहर्तव्यंत्वयासार्धमेषधर्मोऽनुजीविनाम् ॥ ३८ ॥ विचारोऽत्रमहानस्तियदेकाकामिनीनृप ॥ युद्धंप्रार्थयतेऽस्माभिः ससैन्यैर्बलदर्पितैः ॥ ३९ ॥ दुर्मुखउवाच ॥ राजन्युद्धेजयोनोद्यभवितावेद्म्यहंकिल ॥ पलायनंनकर्तव्यंयशोहानिकरंनृणाम् ॥ ४० ॥ इंद्रादीनांसंयुगेपिनकृतंयज्जुगुप्सितम् ॥ एकाकिनींस्त्रियंप्राप्यकोहिकुर्यात्पलायनम् ॥ ४१ ॥

विचार हो वही कीजिये ॥३७॥ महाराजके कार्यके गौरवअनुसार हमको जीवनत्यागना चाहिये और विहारके समय आपके संग विहार करना उचित है यही अनुजीवियोंका यथार्थ धर्म है ॥ ३८ ॥ किन्तु हे नृपवर ! वह कामिनी अकेली होनेपर भी जब बलदर्पित सेनासमेत हमसे संग्रामकी प्रार्थना करती है तब इसमें भलीभांति विचार करना अवश्य कर्त्तव्य है ॥३९॥ दुर्मुखने कहा हे राजन् ! मैं निश्चय जानता हूं कि युद्धमें हमारी जीत नहीं होगी किन्तु तोभी भागना उचित नहीं है क्योंकि इसमे पुरुषके यशकी हानि होती है ॥४०॥ विशेषकर इन्द्रादि देवताओंके समरमें भी हमने जब ऐसा ( निन्दित ) कार्य नहीं किया तौ असहाय स्त्रीके सन्मुखसे कौनपुरुष भागेगा ? ॥ ४१ ॥

अतएव समरमें जय हो अथवा मरण हो युद्ध करना अवश्य कर्त्तव्य है. जो होनहार है वह अवश्यही होगा इसको विचारकर आज चिन्ता करनेकी क्या बात है ?
॥ ४२ ॥ समरमें मृत्यु होनेसे यशका लाभ और जीवन रहनेसे सुख होता है, इन दोनों विषयोंको मनमें स्थिर करके अब युद्धही करना चाहिये ॥ ४३ ॥ आयुके
क्षय होनेपरही मरण होगा और भागनेसे यशकी हानि होगी इसकारण जीवन वा मरणविषयमें वृथा शोक करना उचित नहीं है ॥ ४४ ॥ व्यासजी बोले हे
महाराज ! दुर्मुखकी बात सुनकर वाक्यविशारद बाष्कल प्रणत हो हाथ जोड़ राजासे कहने लगा ॥ ४५ ॥ बाष्कल बोला—हे राजन् ! मैं अकेला उस चंचल
लोचना चण्डीको मारूंगा. हे महाराज ! इस अप्रियकार्यमें कातरभावसे चिन्ता करनेका प्रयोजन नहीं है ॥ ४६ ॥ हे नृपसत्तम ! वीररसका स्थायीभाव उत्साह,

तस्माद्युद्धंप्रकर्तव्यंमरणेवारणेजयः ॥ यद्भावितद्भवत्येवकाऽत्रचिंताविपश्यतः ॥ ४२ ॥ मरणेऽत्रयशःप्राप्तिर्जीवनेचतथासुखम् ॥ उभयंमन
साकृत्वाकर्तव्यंयुद्धमद्यवै ॥ ४३ ॥ पलायनेयशोहानिर्मरणंचाऽऽयुषःक्षये ॥ तस्माच्छोकोनकर्तव्योजीवितेमरणेवृथा ॥ ४४ ॥ व्यासउवाच ॥
दुर्मुखस्यवचःश्रुत्वाबाष्कलोवाक्यमब्रवीत् ॥ प्रणतःप्रांजलिर्भूत्वाराजानंवाक्यकोविदः ॥ ४५ ॥ बाष्कलउवाच ॥ राजंश्चिंतानकर्तव्याका
र्येऽस्मिन्कातराऽप्रिये ॥ अहमेकोहनिष्यामिचंडींचंचललोचनाम् ॥ ४६ ॥ उत्साहस्तुप्रकर्तव्यःस्थायीभावोरसस्यच ॥ भयानकोभवेद्वैरी
वीरस्यनृपसत्तम ॥ ४७ ॥ तस्मात्त्यक्त्वाभयंभूपकरिष्येयुद्धमद्भुतम् ॥ नयिष्यामिनरेंद्राऽहंचंडिकांयमसादनम् ॥ ४८ ॥ नबिभेमियमा
दिंद्रात्कुबेराद्वरुणादपि ॥ वायोर्वह्नेस्तथाविष्णोःशंकराच्छशिनोरवेः ॥ ४९ ॥ एकाकिनीतथानारीकिंपुनर्मदगर्विता ॥ अहंतांनिहनिष्या
मिविशिखैश्चशिलाशितैः ॥ ५० ॥ पश्यबाहुबलंमेऽद्यविहरस्वयथासुखम् ॥ भवताऽत्रनगंतव्यंसंग्रामेयत्रमेश्रमम् ॥ ५१ ॥ व्यासउवाच ॥
एवंब्रुवतिराजेंद्रबाष्कलेमदगर्विते ॥ प्रणम्यनृपतिंतत्रदुर्धरोवाक्यमब्रवीत् ॥ ५२ ॥ दुर्धरउवाच ॥ महिषाऽहंविजेष्यामिदेवींदेवविनिर्मिताम् ॥
अष्टादशभुजांरम्यांकारणाच्चसमागताम् ॥ ५३ ॥

॥ ४७ ॥ हे राजन् ! भय छोड़कर हम घोरतर युद्ध करेंगे अधिक क्या
भयानक उसका वैरी है इसकारण उत्साहअवलम्बन करना हमारा अवश्य कर्त्तव्य है ॥ ४७ ॥ हे राजन् ! भय छोड़कर हम घोरतर युद्ध करेंगे अधिक क्या
[illegible] उस चण्डिकाको यमसदन प्रेरण करेंगे इसमें संदेह नहीं ॥ ४८ ॥ क्या यम क्या इन्द्र क्या कुबेर क्या वायु क्या अग्नि क्या विष्णु क्या शंकर क्या
[illegible] वारे मैं किसीका भी भय नहीं करता ॥ ४९ ॥ फिर उस अकेली मदगर्वित स्त्रीकी तो बातही क्या है ! मैं शिलाशाणित बाणोंसे उस अबला ललनाको
[illegible] ॥ ५० ॥ आज आप मेरा बाहुबल देखकर सुखपूर्वक विहार कीजिये. उसके संग युद्ध करनेमें आपको संग्राममें नहीं जाना होगा ॥ ५१ ॥ व्यासजी बोले
[illegible]गर्वित होकर महीपति महिषसे इसप्रकार कहनेपर फिर दुर्धर उसको प्रणाम करके कहने लगा ॥ ५२ ॥ दुर्धर बोला—हे महेन्द्र ! देवनिर्मित

अष्टादशभुजायुक्त रमणीय देवी जिस किसी कार्यसे यहां आई हो, मैं उसका पराजय करूँगा ॥५३॥ हे राजन् ! मुझको बोध होता है आपको भय दिखानेके लिये ही देवताओंने उस मायारमणीको बनाया है.अतएव इसको विभीपिका (भयदात्री) जानकर आप मनका मोह दूर कीजिये॥५४॥हे राजन्! राजनीति इसीप्रकार है. अब मंत्रियोंके कार्यादिका विषय सुनो. हे दानवनाथ ! इस लोकमे मंत्री तीन प्रकारके हैं.कोई सात्त्विक कोई राजस और कोई तामस होते हैं. जो मंत्री सत्त्वगुण प्रधान हैं, वे अपनी शक्तिके अनुसार प्रभुका कार्य करते है॥५५॥५६॥सात्त्विक मंत्रीलोग मंत्रशास्त्रविशारद और धर्मपरायण होकर एकाग्रचित्तसे प्रभुके कार्यकी हानि न करके अपना कार्य करते है ॥५७॥ और जो राजस है उनका चित्त अन्यप्रकारका है. वे सदाही आत्मकार्यमें निरत होते है और कभी कभी इच्छानुसार

राजन्भीपयितुंत्वांवैमायैषानिर्मितासुरैः ॥ विभीपिकेयंविज्ञायत्यजमोहंमनोगतम् ॥५४ ॥ राजनीतिरियंराजन्मंत्रिकृत्यंतथाशृणु ॥ सात्त्विकाराजसाःकेचित्तामसाश्चतथापरे ॥ ५५ ॥ मंत्रिणस्त्रिविधालोकेभवंतिदानवाऽधिप ॥ सात्त्विकाःप्रभुकार्याणिसाधयंतिस्वशक्तिभिः ॥५६॥ आत्मकृत्यंप्रकुर्वंतिस्वामिकार्याऽविरोधतः ॥ एकचित्ताधर्मपरामंत्रशास्त्रविशारदाः॥५७॥ राजसाभिन्नचित्ताश्चस्वकार्यनिरताःसदा॥कदाचित्स्वामिकार्यंतेप्रकुर्वंतियदृच्छया॥५८॥तामसालोभनिरताःस्वकार्यनिरताःसदा॥प्रभुकार्यंविनाश्यैवस्वकार्यंसाधयंतिते ॥५९॥ समयेतेविभिद्यंतेपरैस्तुपरिवंचिताः ॥ स्वच्छिद्रंशत्रुपक्षीयान्निर्दिशंतिगृहस्थिताः ॥६०॥ कार्यभेदकरानित्यंकोशगुप्ताऽसिवत्सदा ॥ संग्रामेऽथसमुत्पन्नेभीषयंतिप्रभुंसदा ॥६१॥ विश्वासस्तुनकर्तव्यस्तेषांराजन्कदाचन ॥ विश्वासेकार्यहानिःस्यान्मंत्रहानिःसदैवहि ॥ ६२ ॥ खलाःकिंकिंनकुर्वंति विश्वस्तालोभतत्पराः ॥ तामसाःपापनिरताबुद्धिहीनाःशठास्तथा ॥ ६३ ॥

प्रभुका कार्यभी करते है ॥ ५८ ॥ तामस मंत्री लोग सदा लोभके वशीभूत होकर अपने कार्यमें निरत होते है इसकारण वे प्रभुका कार्य नष्ट करके भी अपना कार्य संपादन करते है ॥५९॥ वही विग्रहादिसमयमें शत्रुके दिये द्रव्यसे वंचित होकर भेदको प्राप्त होते है. सुतरां गृहमें रहकर अपने छिद्र शत्रुपक्षीय लोगोको दिखादेते हैं ॥६०॥ उनके कोशमे रुद्धहुई तलवारके समान निरन्तर कार्यभेद करते है अधिक क्या युद्धकाल उपस्थित होनेपर प्रभुको सदा भय दिखाते हैं ॥ ६१ ॥ अतएव हे महाराज ! उनका कभी विश्वास न करे. उनका विश्वास करनेसे सर्वदा कार्य और मंत्रणाकी हानि होती है ॥ ६२ ॥ जो खल, लोभतत्पर, बुद्धिहीन

हे शतक्रतो । दितिका गर्भ लोहेकी शंकु कीलकी समान मेरे हृदयमे निक्षिप्त हुआ है, तुम जिस किसी उपायसे इसका विनाश करो ॥ ३३ ॥ हे महाभाग । यदि तुम मेरी प्रिय कामना करते हो तो साम दानादि अथवा बलद्वारा दितिके गर्भका नाश करके मेरे सन्तापित चित्तको शीतल करो ॥ ३४ ॥ हे महाराज । अमरराज इन्द्र माताके वचन सुन मनमे अनेक प्रकारकी चिन्ता कर विमाताके निकट गये ॥ ३५ ॥ वे पापमति विनयान्वित हो दितिके चरणवंदन पूर्वक विषगर्भित मधुरवचन द्वारा उससे कहनेलगे॥ ३६ ॥हे मातः ! तुम व्रताचरणसे क्षीणदेह और अत्यन्तदुर्बल होगई हो, मै तुम्हारी सेवाके लिये आया हूं इस समय क्या करूं ?आज्ञा कीजिये ॥ ३७॥ हे पतिव्रते। मै तुम्हारे चरणोंकी सेवा करना चाहता हूं,क्योंकि गुरुकी सेवा करनेसे पुण्य और अक्षयगति लाभ होती है ॥ ३८ ॥हे माता! मैं शपथकरके कहता हूं, कि मेरे अन्तःकरणमे अदिति और तुममें कुछ भेदबुद्धि नहीं है यह कह चरणोंका स्पर्शकर पैर दाबने लगे ॥ ३९ ॥

लोहशंकुरिवक्षिप्तोगर्भोवैहृदयेमम ॥ येनकेनाऽप्युपायेनपातयाद्यशतक्रतो ॥ ३३ ॥ सामदानबलेनापिहिंसनीयस्त्वयासुतः ॥ दित्यागर्भोमहाभागममचेदिच्छसिप्रियम् ॥३४॥ व्यासउवाच ॥ श्रुत्वामातृवचःशक्रोविचिन्त्यमनसाततः ॥ जगामापरमातुःससमीपममराधिपः॥३५॥ ववंदेविनयात्पादौदित्याःपापमतिर्नृप ॥ प्रोवाचविनयेनाऽसौमधुरंविषगर्भितम् ॥३६॥ इंद्रउवाच॥मातस्त्वंव्रतयुक्ताऽसिक्षीणदेहाऽतिदुर्बला॥ सेवार्थमिहसंप्राप्तःकिंकर्तव्यंवदस्वमे ॥ ३७ ॥ पादसंवाहनंतेऽहंकरिष्यामिपतिव्रते ॥ गुरुशुश्रूषणात्पुण्यंलभतेगतिमक्षयाम् ॥ ३८ ॥ नमेकिमपिभेदोऽस्तितथादित्याशपेकिल ॥ इत्युक्त्वाचरणौस्पृष्ट्वासंवाहनपरोऽभवत् ॥ ३९ ॥ संवाहनसुखंप्राप्यनिद्रामापसुलोचना ॥ श्रांताव्रतकृशासुप्ताविश्वस्तापरमासती ॥ ४० ॥ तांनिद्रावशमापन्नांविलोक्यप्राविशत्तनुम् ॥ रूपंकृत्वाऽतिसूक्ष्मंचशस्त्रपाणिःसमाहितः ॥ ४१ ॥ उदरंप्रविवेशाऽऽशुतस्यायोगबलेनवै ॥ गर्भंचकर्तवज्रेणसप्तधापविनायकः ॥ ४२ ॥ रुरोदचतदाबालोवज्रेणाभिहतस्तथा ॥ मारुदेतिशनैर्वाक्यमुवाचमघवानमुम् ॥ ४३ ॥ शकलानिपुनःसप्तसप्तधाकर्तितानिच ॥ तदाचैकोनपंचाशन्मरुतश्चाभवन्नृप ॥ ४४ ॥

व्रतसे थकी कृश सुलोचना दिति पैर दावनेके सुखको प्राप्त हो और इन्द्रके वचनमे विश्वास कर गाढनिद्रामें निमग्न हुई ॥४० ॥ वज्रपाणि इन्द्रने उसको सोती देख अत्यन्त सूक्ष्मरूप धारणकर ॥ ४१ ॥ सावधानीसे योगबलके द्वारा उसके उदरमें शीघ्र प्रवेश किया और वज्रद्वारा उसके गर्भको छेदनकरके सातभागमें विभक्त कर डाला ॥ ४२ ॥ उदरमे स्थितहुए बालक वज्रद्वारा आहत होकर रोनेलगे, इन्द्र 'रोओ मत, रोओ मत' ऐसा कहकर बालककी वारंवार सांत्वना करनेलगे ॥ ४३ ॥ किन्तु बालकको निवृत्त हुआ न देखकर इस सप्तखंडमेंके प्रत्येकखण्डकोही पुनर्वार सातसातभागमे विभक्त किया. हे नृपवर ! उससेही उनचास मरुद्गणोंकी उत्पत्ति हुई ॥ ४४ ॥

दोहा—एहि तृतीयअध्यायमें, शिवा शम्भु मन लाय। अदितिशापकी कथाको, वर्णत हैं मन लाय ॥ १ ॥

व्यासजी बोले हे महाराज! इन हरिके अवतार और सम्पूर्ण देवतागणोंके अंशावतारमें अनेक कारण दिखाई देते हैं ॥ १ ॥ इस समय आप वसुदेव देवकी और रोहिणीके अवतारका कारण भलीभाँति श्रवण कीजिये ॥ २ ॥ एक दिन श्रीमान् कश्यप ऋषि यज्ञके लिये वरुण देवकी कामधेनु हरण करलाये. अनन्तर वरुणदेवके इस धेनुके लिये वारंवार प्रार्थना करनेपरभी उन्होंने इनको वह उत्तम धेनु नहीं दी॥ ३॥ तब वरुणदेव अत्यन्त दुःखित हुए और जगत्प्रभु ब्रह्माजीके निकट जाय विनय सहित अपना दुःख निवेदन करके उन्होंने कहा॥ ४॥ हे महाभाग! महर्षि कश्यप इस समय प्रायः उन्मत्त हैं. उन्होंने किसीप्रकारभी मुझको धेनु नहीं दी, मैंने माताके विरहमें अत्यन्त दुःखित वत्सगणोंकी रोदनध्वनि सुनकर उनको यह कहकर शाप दिया है कि, तुम नरलोकमें गोपाल होकर जन्म ग्रहण करो और तुम्हारी

॥ व्यासउवाच ॥ कारणानिबहून्यत्राप्यवतारेहरेःकिल॥ सर्वेषांचैवदेवानामंशाऽवतरणेष्वपि॥ १॥ वसुदेवावतारस्यकारणंशृणुतत्त्वतः॥ देवक्याश्चैवरोहिण्याअवतारस्यकारणम् ॥ २ ॥ एकदाकश्यपःश्रीमान्यज्ञार्थधेनुमाहरत्॥ याचितोऽयंवहुविधंनददौधेनुमुत्तमाम् ॥ ३॥ वरुणस्तुततोगत्वाब्रह्माणंजगतःप्रभुम् ॥ प्रणम्योवाचदीनात्मास्वदुःखंविनयान्वितः ॥ ४॥ किंकरोमिमहाभागमत्तोऽसौनददातिगाम् ॥ शापोमयाविसृष्टोऽस्मैगोपालोभवमानुषे ॥ ५ ॥ भार्येद्वेअपितत्रैवभवेतांचातिदुःखिते ॥ यतोवत्सारुदंत्यत्रमातृहीनाःसुदुःखिताः ॥ ६ ॥ मृतवत्सादितिस्तस्माद्भविष्यतिधरातले ॥ कारागारनिवासाचतेनापिबहुदुःखिता ॥ ७ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्ययादोनाथस्यपद्मभूः ॥ समाहूयमुनिंतत्रतमुवाचप्रजापतिः ॥ ८ ॥ कस्मात्त्वयामहाभागलोकपालस्यधेनवः ॥ हृताःपुनर्नदत्ताश्चकिमन्यायंकरोषिवै ॥ ९ ॥ जानन्न्यायंमहाभागपरवित्तापहारणम् ॥ कृतवान्कथमन्यायंसर्वज्ञोऽसिमहामते ॥ १० ॥ अहोलोभस्यमहिमामहतोऽपिनमुंचति ॥ लोभंनरकदंनूनंपापाकरमसंमतम् ॥ ११ ॥

दोनों भार्या अतिशय दुःखको प्राप्त होकर उसी स्थानमें जन्मलाभ करें ॥ ५ ॥ ६ ॥ हे ब्रह्मन्! वत्सगणोंका वह कष्ट देख अत्यन्त क्रोधमें भर फिर अदितिसे कहा कि, तुम पृथ्वीतलमें मृतवत्सा, कारावासिनी और अत्यन्त दुःखकी भागिनी होगी॥ ७॥ हे जनमेजय! पद्मयोनि ब्रह्माजीने वरुणके यह वचन सुन कश्यपजीको बुलाकर कहा॥ ८॥ हे महाभाग! आपने किसलिये लोकपाल वरुणदेवकी धनुहरण की है, और किसलिये पुनर्वार वह धेनु न देकर अन्याय किया है ॥ ९॥ हे भगवन्! आप सर्वज्ञ और मतिमान् होकर एवं न्यायका मर्म जानकरभी परधन हरण करके किसलिये अन्यायकार्यमें प्रवृत्त हुए हैं? ॥ १० ॥ अहो! लोभकी क्या अपूर्व महिमा है? महत्पुरुषभी लोभके हाथसे मुक्त होनेमें समर्थ नहीं होते. लोभ पापकी खानि है, वह सज्जनगणोंके असम्मत और निःसंदेह नरकप्रद होताहै॥ ११॥

सन्देह रहताहै ॥४७॥ उन्होंने मनुष्यदेहधारण करके अनेक प्रकारकी विडम्बना भोग और अनेकप्रकारके दुष्टभाव अनुभव किये थे॥ ४८॥ क्योंकि मनुष्यजन्ममें कभी काम, क्रोध, अमर्ष, शोक और वैर कभी प्रीति॥ ४९ ॥ कभी सुख, कभी दुःख, कभी मानवतासुलभ दीनता, सुकृत, दुष्कृत, वचन और हनन, पोषण और चलन, ताप, विमर्श ( विचार ) और श्लाघा ॥५०॥ लोभ दम्भ और मोह ( कपट ) और शोच मनुष्योमेही यह सब और अन्यान्य अनेक प्रकारके भाव उत्पन्न होते है ॥ ५१ ॥ अत एव उन भगवान् विष्णुने नित्य सुख परित्याग करके किसलिये इस सब दुष्टभारसे युक्त मनुष्यजन्मको ग्रहण किया था ? ॥५२॥हे मुनिवर पृथ्वीतलपर मानुपजन्म ग्रहण करनेमें ऐसा क्या सुख है?कि उन साक्षात् हरिने भी जिसके लिये गर्भवास स्वीकार किया था॥५३॥हे मुनीन्द्र! जिस मनुष्यजन्ममे गर्भवासमें, उत्पत्तिकालमे, बालभाव और यौवनमे भी दुःख एवं गार्हस्थ्य आचरणमें तो दुःखकी सीमा नहीं है॥५४॥हे द्विज सत्तम ! तो फिर

प्राप्यमानुपदेहंतुकरोतिचविडंबनम्॥भावान्नानाविधांस्तत्रमानुषेदुष्टजन्मनि ॥ ४८ ॥ कामःक्रोधोऽमर्षशोकौवैरंप्रीतिश्चकर्हिचित् ॥ सुखं दुःखंभयंनृणांदैन्यमार्जवमेवच ॥ ४९ ॥ दुष्कृतंसुकृतंचैववचनंहननंतथा ॥ पोषणंचलनंतापोविमर्शश्चविकत्थनम् ॥ ५० ॥ लोभोदंभस्त थामोहःकपटंशोचनंतथा ॥ एतेचान्येतथाभावामानुष्येसंभवंतिहि ॥ ५१ ॥ सकथंभगवान्विष्णुस्त्यक्त्वासुखमनश्वरम् ॥ करोतिमानुषंज न्मभावैरेतैरभिद्रुतम् ॥ ५२ ॥ किंसुखंमानुपंप्राप्यभुविजन्ममुनीश्वर ॥ किंनिमित्तंहरिःसाक्षाद्गर्भवासंकरोतिवै ॥५३॥ गर्भदुःखंजन्मदुःख बालभावेतथापुनः ॥ यौवनेकामजंदुःखंगार्हस्थ्येऽतिमहत्तरम् ॥ ५४ ॥ दुःखान्येतान्यवाप्नोतिमानुपेद्विजसत्तम ॥ कथंसभगवान्विष्णुरव तारान्पुनःपुनः ॥ ५५ ॥ प्राप्यरामाऽवतारंहिहारिणाब्रह्मयोनिना ॥ दुःखंमहत्तरंप्राप्तंवनवासेऽतिदारुणे ॥ ५६ ॥ सीताविरहजंदुःखंसंग्राम श्चपुनःपुनः ॥ कांतात्यागोऽप्यनेनैवप्रनुभूतोमहात्मना ॥ ५७ ॥ तथाकृष्णाऽवतारेऽपिजन्मरक्षागृहेपुनः ॥ गोकुलेगमनंचैवगवांचारणमि त्युत ॥ ५८ ॥ कंसस्यहननंकष्टाद्द्वारकागमनंपुनः ॥ नानासंसारदुःखानिमुक्तवान्भगवान्कथम् ॥ ५९ ॥ स्वेच्छयाकःप्रतीक्षेतमुक्तोदुःखा न्निज्ञानवान् ॥ संशयंछिंधिसर्वज्ञममचित्तप्रशांतये ॥ ६० ॥ इतिश्रीदे०महापुराणेचतुर्थस्कंधेद्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

वे भगवान् विष्णु किस लिये वारंवार मनुष्य जन्ममें अवतीर्ण हुये थे?॥५५॥देखो वेही ब्रह्मसंभव हरि रामावतारको प्राप्त होकर दारुण वनवासमे अत्यन्त महत् दुःखको प्राप्त हुए थे॥५६॥उन महात्माने जनकात्मजाके विरहजनित दुःख वारंवार संग्राम प्रियतम कान्ता(स्त्री) के वियोग इत्यादि महादुःखदायक समस्त विषय अनुभव किये थे॥५७॥इसी प्रकार कृष्णावतारके समय कारागृहमें जन्म ले गोकुलमें गमन और गौचारण॥५८॥कंसनाश,अतिकष्टसे द्वारकामें गमन इत्यादि अनेक प्रकारके संसारदुःख क्यों भोग किये थे? ॥५९॥ हे भगवन्! आप सभी जानते है अत एव कहिये कौन ज्ञानवान् मुक्तपुरुष दुःखलाभकी आकांक्षा करता है ?आप मेरे चित्तकी शान्तिके निमित्त यह महासंशय छेदन करके मुझपर दया प्रकाश कीजिये॥ ६०॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कंधे भापाटीकायां द्वितीयोऽध्यायः २॥

देखो, रामावतारके समय देवताओंने उनकी सहायता करनेके लिये वानर होकर और कृष्णअवतारमें गोप व यादव होकर जन्म ग्रहण कियाथा॥ ३६ ॥इसीप्रकार युगयुगमें ब्रह्माजीके द्वारा प्रेरित होकर भगवान् विष्णु धर्मकी रक्षाके लिये पृथ्वीमण्डलमें अवतीर्ण हुए थे ॥ ३७ ॥ हे पृथ्वीन्द्र ! इसप्रकार भगवान् हरि रथ चक्रकी समान परिवर्त्तित होकर अनेक योनियोंमें अनेकवार अद्भुतरूपसे वारंवार अवतीर्ण हुए थे॥ ३८ ॥अमेयात्मा हरि स्वयं अंशांशसे पृथ्वीमें अवतीर्ण होकर दैत्यसंहार रूप कर्तव्य कर्म सम्पादन करते हैं ॥ ३९ ॥ अत एव मैं तुमसे वह कल्याणदायक कृष्णकथाही कहूंगा वह भगवान् विष्णुही यदुकुलमें अवतीर्ण हुए थे ॥ ४० ॥ हे राजन् ! कश्यपमुनिके अंशसे उत्पन्न प्रभावसंपन्न वसुदेवजी पूर्व शापके कारण जन्म ग्रहणकर पशुपालनवृत्तिद्वारा जीविकानिर्वाह करते थे॥ ४१ ॥

रामावतारयोगेनदेवावानरतांगताः ॥ तथाकृष्णसहायार्थदेवायादवतांगताः ॥ ३६ ॥ एवंयुगेयुगेविष्णुरवताराननेकशः ॥ करोतिधर्मरक्षार्थ ब्रह्मणाप्रेरितोभृशम् ॥ ३७ ॥ पुनःपुनर्हरेरेवंनानायोनिषुपार्थिव ॥ अवताराभवंत्यन्येरथचक्रवदद्भुताः ॥ ३८ ॥ दैत्यानांहननंकर्मकर्तव्यं हरिणास्वयम् ॥ अंशांशेनपृथिव्यांवैकृत्वाजन्ममहात्मना ॥ ३९ ॥ तदहंसंप्रवक्ष्यामिकृष्णजन्मकथांशुभाम् ॥ सएवभगवान्विष्णुरवतीर्णोयदोःकुले ॥ ४० ॥ कश्यपस्यमुनेरंशोवसुदेवःप्रतापवान् ॥ गोवृत्तिरभवद्राजन्पूर्वशापानुभावतः ॥ ४१ ॥ कश्यपस्यचद्वेपत्न्यौशापादत्रमहीतले ॥ अदितिःसुरसाचैवमासतुःपृथिवीपते ॥ ४२ ॥ देवकीरोहिणीचोभेभगिन्यौभरतर्षभ ॥ वरुणेनमहाञ्छापोदत्तःकोपादितिश्रुतम् ॥ ४३ ॥ राजोवाच॥ किंकृतंकश्यपेनाऽऽगोयेनशप्तोमहानृषिः ॥ सभार्यःसकथंजातस्तद्वदस्वमहामते ॥ ४४ ॥ कथंचभगवान्विष्णुस्तत्रजातोऽस्तिगोकुले ॥ वासीवैकुण्ठनिलयेरमापतिरखंडितः ॥ ४५ ॥ निदेशात्कस्यभगवान्वर्ततेप्रभुरव्ययः ॥ नारायणःसुरश्रेष्ठोयुगादिःसर्वधारकः ॥ ४६ ॥ सकथंसदनंत्यक्त्वाकर्मवानिवमानुषे ॥ करोतिजननंकस्मादत्रमेसंशयोमहान् ॥ ४७ ॥

हे नृपवर ! कश्यप ऋषिकी दोनों पत्नी अदिति और सुरसाने शापके वश ॥ ४२ ॥देवकी और रोहिणी दो भगिनी रूपमें जन्म ग्रहण किया था. हे भरतर्षभ ! मैंने इसप्रकार सुना है कि, जलाधिपति वरुणजीने किसी समय क्रोधमें भरकर उनको शाप दिया था ॥ ४३ ॥ जनमेजय बोले हे महामते ! महर्षि कश्यपजीने क्या अपराध किया था जिसके द्वारा उन्होंने भार्याके सहित पशुजीवी होकर जन्म ग्रहण किया था ॥ ४४ ॥ वैकुण्ठवासी अखंडितात्मा विष्णुने किस निमित्त गोकुलमें जन्म ग्रहण किया था ? यह मुझसे वर्णन कीजिये॥ ४५ ॥जो भगवान् और नारायण हैं जो सुरश्रेष्ठ और निग्रहानुग्रहमें समर्थ हैं जो सर्वाधार और अव्यय हैं उन सर्व युगादि वैकुण्ठवासी हृषीकेशने ॥ ४६ ॥ किसकारण अपना भवन परित्यागपूर्वक नरलोकमें जन्मग्रहण करके मानुषीकर्म किये थे ? इस विषयमें मुझको महान्

नेके लिये इच्छापूर्वक कामना करेगा ? देखो गर्भवासके समय कृमिगण दंशन करते हैं और जठराग्नि अधोभागमें ताप देती है ॥ २६ ॥ उसमें फिर गर्भवेष्टन मांसद्वारा सदाही निर्दयरूपमें बँधकर रहना होता है. हे राजेन्द्र ! उसमें कुछभी तो सुख दिखाई नहीं देता यद्यपि कारागृहमें वास और बेडियोंसे बँधा रहनाभी अच्छाहै ॥ २७ ॥ किन्तु अल्पक्षणमात्रभी गर्भवास शुभकर नहीं है. प्रथम तो दशमास गर्भवासमें ॥ २८ ॥ और फिर दारुण योनियन्त्रद्वारा निकलनेके समयभी जीवको महादुःख अनुभव करना पडता है. बाल्यावस्थामे वचन कहनेका अभाव और अज्ञानताके कारण ॥ २९ ॥ भूख प्यासके जतानेमें असमर्थ होता है. सुतरां पराधीन और अतिशय कातर होकर जीव दुःख पाते है. फिर जब बालक भूखा होकर रोता है, तिसको सुनकर माताभी चिन्तातुर होती है ॥ ३० ॥ तब वह बालकके रोगकी यातना अधिकतर जानकर औषधि पान करनेकी इच्छा करती है, इसीप्रकार बाल्यावस्थामेंभी अनेकप्रकारके दुःख उपस्थित होते हैं ॥ ३१ ॥

वपासंवेष्टनंक्रूरंकिंसुखंतत्रभूपते ॥ वरंकारागृहेवासोबन्धनंनिगडैर्वरम् ॥ २७ ॥ अल्पमात्रंक्षणंनैवगर्भवासःक्वचिच्छुभः ॥ गर्भवासेमहद्दुःखंदशमासनिवासनम् ॥ २८ ॥ तथानिःसरणेदुःखंयोनियंत्रेऽतिदारुणे ॥ बालभावेतदादुःखंमूकाज्ञभावसंयुतम् ॥ २९ ॥ क्षुत्तृडावेदनाशक्तःपरतंत्रोऽतिकातरः ॥ क्षुधितेरुदितेबालेमाताचिंतातुरातदा ॥ ३० ॥ भैषजंपातुमिच्छंतीज्ञात्वाव्याधिव्यथांदृढाम् ॥ नानाविधानिदुःखानिबालभावेभवंतिवै ॥ ३१ ॥ किंसुखंविबुधादृष्ट्वाजन्मवांछंतिचेच्छया ॥ संग्राममसरैःसार्धसुखंत्यक्त्वानिरंतरम् ॥३२॥ कर्तुमिच्छेच्चकोमूढःश्रमदंसुखनाशनम् ॥ सर्वथैवनृपश्रेष्ठसर्वेब्रह्मादयःसुराः ॥ ३३ ॥ कृतकर्मविपाकेनप्राप्नुवंतिसुखाऽसुखे ॥ अवश्यमेव भोक्तव्यंकृतंकर्मशुभाऽशुभम् ॥ देहवद्भिर्नृभिर्देवैस्तिर्यग्भिश्चनृपोत्तम ॥ ३४ ॥ तपसादानयज्ञैश्चमानवश्चेन्द्रतांव्रजेत् ॥ क्षीणेपुण्येऽथशक्रोऽपिपतत्येवनसंशयः ॥ ३५ ॥

अत एव देवगण क्या सुख देखकर इस घोरतर दुःखसंकुल संसारमें अपनी इच्छानुसार जन्मग्रहण करनेकी इच्छा करेगे ? हे नृप ! निरंतर संतोष सुख परित्यागकरके कौन मूढ देवताओंके संग श्रमदायक और सुखनाशक संग्राम करनेकी इच्छा करेगा ? हे नृपेन्द्र ! ब्रह्मादिदेवतागण सभी ॥ ३२ ॥ ३३ ॥ कृतकर्मका विपाक हेतु सर्वतोभावमें सुखदुःखभोग करते है. हे नृपोत्तम ! क्या देवता क्या मनुष्य क्या तिर्यग्जाति जो कोई देहधारी मात्र क्यो नहीं, सबकोही अपने अपने किये कर्मका शुभाशुभ फल अवश्य भोगना होगा. इसमें कुछभी संदेह नहीं है ॥ ३४ ॥ हे पार्थिव ! मनुष्य तपस्या दान और यज्ञद्वारा इन्द्रत्वको प्राप्त होसकता है. किन्तु पुण्य क्षीण होनेपर इन्द्रभी अपने स्थानसे पतित होता है ॥ ३५ ॥

है,वा अनित्य.यह वे भलीभांति नहीं जानसक्ते.जहां माया विद्यमान है वहाँ जगत् नित्य प्रतीत होता है ॥ १५ ॥ क्योंकि जहां कारण सर्वतोभावसे वर्त्तमान है वहां कार्याभाव किसप्रकार कहसक्ते है ? माया नित्य और सर्वदाही सबके कारणरूपमें विद्यमान रहती है ॥ १६ ॥ अतएव हे राजन् ! पण्डितगण कर्मबी जको नित्य कहकर विवेचना करते है.हे नृप!यह संपूर्ण जगत् कर्मद्वारा नियन्त्रित निबद्ध होकर सदाही परिवर्त्तित होता है॥ १७॥हे राजेंद्र! अमिततेज विष्णुकी इच्छासे नानाविध धर्ममय अनेकप्रकारकी योनियोंमें जन्मग्रहण करता है. हे नृपते ! यदि अमितपराक्रमशाली विष्णुका जन्म इच्छामात्रसेही होता है ॥ १८॥ तो उन्होने किसनिमित्त अधर्ममय अनेक योनियोमे जन्म ग्रहण किया है?किस निमित्त भगवान् विष्णुने युगयुगमें अनेकानेक नीचयोनिमें जन्म ग्रहण किया है?कौन स्वतंत्र पुरुष वैकुंठवास और अनेक प्रकारके सुख भोग छोडकर ॥ १९॥ विष्ठामूत्रपरिपूरित मंदिरमें वास करनेकी इच्छा करता है ? कौन बुद्धिमान् फूल तोडनेकी लीला

कार्याभावःकथंवाच्यःकारणेसतिसर्वथा ॥ मायानित्याकारणंचसर्वेषांसर्वदाकिल ॥१६॥ कर्मबीजंततोनित्यंचिंतनीयंसदाबुधैः॥ भ्रमत्येव जगत्सर्वंराजन्कर्मनियंत्रितम् ॥१७॥ नानायोनिषुराजेंद्रनानाधर्ममयेषुच ॥ इच्छयाचभवेज्जन्मविष्णोरमिततेजसः॥१८॥ युगेयुगेष्वनेकासु नीचयोनिषुतत्कथम्॥त्यक्त्वावैकुंठसंवासंसुखभोगाननेकशः ॥१९॥विण्मूत्रमंदिरेवासंसंत्रस्तःकोऽभिवांछति॥ पुष्पावचयलीलाचजलकेलिः सुखासनम्॥२०॥त्यक्त्वागर्भगृहेवासंकोऽभिवांछतिबुद्धिमान्॥तूलिकांमृदुसंयुक्तांदिव्यांशय्यांविनिर्मिताम्॥२१॥ त्यक्त्वाऽधोमुखवासंचको ऽभिवांछतिपंडितः॥गीतंनृत्यंचवाद्यंचनानाभावसमन्वितम्॥२२॥मुक्त्वाकोनरकेवासंमनसाऽपिविचिंतयेत्॥सिंधुजाद्भुतभावानांरसंत्यक्त्वा सुदुस्त्यजम्॥२३॥विण्मूत्ररसपानंचकइच्छेन्मतिमान्नरः॥गर्भवासात्परोनास्तिनरकोभुवनत्रये॥२४॥तद्भीताश्चप्रकुर्वंतिमुनयोदुस्तरंतपः ॥ हि त्वाभोगंचराज्यंचवनेयांतिमनस्विनः॥२५॥यद्भीतास्तुविमूढात्माकस्तंसेवितुमिच्छति॥गर्भेतुदंतिक्रमयोजठराग्निस्तपत्यधः ॥ २६ ॥

विलास जलकेलि और सुखासन छोडकर ॥२०॥ गर्भगृहमे वास करनेकी अभिलाषा करेगा?रुई पूर्ण कोमल मनोरम दिव्य शय्या छोडकर कौन बुद्धिमान् ॥ २१॥ अधोमुखसे गर्भवास करनेका अभिलाषी होगा?हे नरेन्द्र ! अनेकप्रकारके हावभावपरिपूर्ण नृत्य गीत और वाद्य (बाजा) ॥२२॥ परित्यागपूर्वक कौन नरकमें वास करनेकी मनमें भी चिन्ता करसक्ता है?हे राजेन्द्र!लक्ष्मीके अनुपम मनोरम अद्भुत दुस्त्यज अद्भुतभावको त्यागकर॥ २३॥विष्ठामूत्रका रसपान करनेमें किस बुद्धिमान् की प्रवृत्ति उत्पन्न होसक्ती है?हे जनमेजय!इन तीनों भुवनोंमें गर्भवासकी समान अन्य नरक कुछ नहीं है ॥ २४ ॥ इसकेही भयसे भीत होकर मुनिगण कठिन तपस्या करते हैं,मुनिगण जिसके भयसे भीत हो राज्य और विषयभोगको त्यागकर वनमें चले जाते है॥ २५॥फिर ऐसा मूढ कौन है जो उसी नरककी सेवा कर

यह त्रिगुणात्मक जगत् उत्पन्न होता है॥ ३ ॥तब कर्मके द्वारा ही सबकी उत्पत्ति होती है इसमें सन्देह नहीं. कर्मरूपी बीजसे उत्पन्न हुए समस्त जीवोंका आदि और अन्त नहीं है ॥ ४ ॥ वे इस कर्मबीजद्वाराही अनेक प्रकारकी योनिमें वारंवार जन्मग्रहण करते हैं और वारंवार मृत्युको प्राप्त होते हैं, क्योंकि कर्मोंका क्षय होनेसे जीवको कभी फिर देहके सहित संयुक्त होना नहीं पडता है ॥५॥ जीवगणोंके कर्म शुभ,अशुभ और मिश्र हैं,तिनमें सात्विक कर्म शुभ, तामस कर्म अशुभ और राजसिक कर्म मिश्रित हैं. तत्त्वदर्शी पण्डितगणोंने जीवगणोके कर्म ये तीन प्रकार कहकर निरूपण किये हैं ॥ ६ ॥ उक्त तीन प्रकारके कर्म फिर सञ्चित भविष्य और प्रारब्ध भेदसे तीन प्रकारमे विभक्त हैं यह तीन प्रकारके कर्म जीवके देहमे सदा विद्यमान रहते हैं ॥ ७ ॥ हे नृपते ! ब्रह्मादि समस्तही इन कर्मोंके वशीभूत है और सुख दुःख,बुढापा,मृत्यु हर्ष, शोकादि॥ ८॥और काम क्रोध और लोभादि देहगत समस्त गुण कर्म जनित अदृष्टके वशवर्ती होकर प्रादुर्भूत होते

कर्मणैवसमुत्पत्तिःसर्वेषांनात्रसंशयः ॥ अनादिनिधनाजीवाःकर्मबीजसमुद्भवाः ॥ ४ ॥ नानायोनिषुजायंतेम्रियंतेचपुनःपुनः ॥ कर्मणारहितोदेहसंयोगोनकदाचन ॥ ५ ॥ शुभाशुभैस्तथामिश्रैःकर्मभिर्वेष्टितंत्विदम् ॥ त्रिविधानिहितान्याहुर्बुधास्तत्त्वविदश्चये ॥ ६ ॥ संचितानिभविष्याणिप्रारब्धानितथापुनः ॥ वर्तमानानिदेहेऽस्मिंस्त्रैविध्यंकर्मणांकिल ॥ ७ ॥ ब्रह्मादीनांचसर्वेषांतद्वशत्वंनराधिप ॥ सुखदुःखजरामृत्युहर्षशोकादयस्तथा ॥ ८ ॥ कामक्रोधौचलोभश्चसर्वे देहगतागुणाः ॥ दैवाधीनाश्चसर्वेषांप्रभवंतिनराधिप ॥ ९ ॥ रागद्वेषादयोभावाःस्वर्गेपिप्रभवंतिहि ॥ देवानांमानवानांचतिरश्चांचतथापुनः ॥१०॥ विकाराःसर्व एवैतेदेहेनसहसंगताः ॥ पूर्ववैरानुयोगेनस्नेहयोगेनवैपुनः॥ ११॥ उत्पत्तिःसर्वजंतूनांविनाकर्मनविद्यते ॥ कर्मणाभ्रमतेसूर्यः शशांकःक्षयरोगवान् ॥ १२ ॥ कपालीचतथारुद्रःकर्मणैवनसंशयः ॥ अनादिनिधनंचैतत्कारणंकर्मसंभवे ॥ १३ ॥ तेनेहशाश्वतंसर्वंजगत्स्थावरजंगमम् ॥ नित्यानित्यविचारेऽत्रनिमग्नामुनयःसदा ॥ १४ ॥ नजानंतिकिमेतद्वैनित्यंवाऽनित्यमेवच ॥ मायायांविद्यमानायांजगन्नित्यंप्रतीयते ॥ १५ ॥

हैं॥९॥अत एव रागद्वेषादि शारीरक संपूर्ण धर्म समानभावसे प्रभुता करते हैं. देवता, मनुष्य और तिर्यग्जातिका॥ १० ॥ पूर्ववैरानुयोगसे क्रोध ईर्षा द्वेषादिऔर स्नेहयोगसे दया दाक्षिण्यादि समस्त प्रकारके विकार देहके सहित कर्मसूत्रमे बंधे रहे हैं ॥ ११ ॥ हे राजन् ! कर्मके बिना किसी जीवकी भी उत्पत्ति नहीं होसक्ती ? कर्मकेद्वाराही सूर्यदेव आकाशमंडलमे भ्रमण करते है, कर्मकेही द्वारा चंद्रमा राजयक्ष्मारोगसे ग्रसित हुए है ॥ १२॥ और रुद्रदेवने कर्मद्वाराही कपालमाला धारण की है।अत एव इस कर्मका आदिभी नही और मोक्षके पूर्व क्षणपर्यन्त विनाश भी नहीं है.इस कर्मकोही जगत्की उत्पत्तिके विषयमें एक मात्र कारण जानना चाहिये ॥ १३ ॥इसी कारण स्थावर जंगमात्मक यह सब जगत नित्य है, किन्तु मुनिगण इसके नित्यानित्यविचारमे सर्वदा निमग्न रहते है ॥ १४ ॥ यह जगत् नित्य

वृद्धिको प्राप्त होनेलगा और यह शुभ मुनियोंकेबालकोंके साथ निर्भय हो क्रीडा करने लगा. ॥३३॥ एक समय वहां विदल्लमंत्री आनकर प्राप्त हुआ. मुनिपुत्रोंने हँसीसे उसको क्लीव नामसे सम्बोधन दिया ॥ ३४ ॥ सुदर्शनने यह सुनकर उस एक अक्षरको धारण करलिया और वकार भूलकर 'क्ली' इस प्रकार वारंवार उच्चारण करनेलगा ॥ ३५ ॥ उस प्रकार यह कामराजका बीज उसने मनसे धारण किया और उसको मनमें धारण कर वारंवार जपने लगा ॥ ३६ ॥ हे महाराज ! होनहारके योगसे स्वभावसे उस राजपुत्रने यह कामराजनामक बीज ग्रहण किया ॥ ३७ ॥ तब यह पंचमवर्षमें श्रेष्ठ मंत्रको प्राप्त होकर जो कि ऋषि छन्द ध्यान न्याससे रहित था ॥ ३८ ॥ लेटते क्रीडा करते समयमें भी यही मनमें जपता हुआ, इसीको साररूप मानकर कभी न भूलता हुआ॥

एकस्मिन्समयेतत्रविदल्लंसमुपागतम् ॥ क्लीवेतिमुनिपुत्रस्तमामंत्रयत्तदंतिके ॥ ३४ ॥ सुदर्शनस्तुतच्छ्रुत्वादधारैकाक्षरंस्फुटम् ॥ अनुस्वारायुतं तच्चप्रोवाचातिपुनःपुनः ॥ ३५॥ वीजंवैकामराजाख्यंगृहीतंमनसातदा ॥ जजापबालकोऽत्यर्थंधृत्वाचेतसिसादरम् ॥ ३६ ॥ भावियोगान्म हाराजकामराजाख्यमद्भुतम् ॥ स्वभावेनैवतेनेत्थंगृहीतंबालकेनवै ॥ ३७ ॥ तदाऽसौपंचमेवर्षेप्राप्यमंत्रमनुत्तमम् ॥ ऋषिच्छंदोविहीनंचध्या नन्यासविवर्जितम् ॥३८॥ प्रजपन्मनसानित्यंक्रीडत्यपिस्वपित्यपि ॥ विसस्मारनतंमंत्रंज्ञात्वासारमितिस्वयम् ॥ ३९ ॥ वर्षेचैकादशेप्राप्तेकु मारोऽसौनृपात्मजः ॥ मुनिनाचोपनीतोऽथवेदमध्यापितस्तथा ॥ ४० ॥ धनुर्वेदंतथासांगंनीतिशास्त्रंविधानतः ॥ अभ्यस्ताःसकलाविद्यास्ते नमंत्रबलादिव ॥ ४१ ॥ कदाचित्सोऽपिप्रत्यक्षंदेवीरूपंददर्शह ॥ रक्तांबरंरक्तवर्णंरक्तसर्वांगभूषणम् ॥ ४२ ॥ गरुडेवाहनेसंस्थांवैष्णवींशक्ति मद्भुताम् ॥ दृष्ट्वाप्रसन्नवदनःसबभूवनृपात्मजः ॥ ४३॥ वनेतस्मिन्स्थितःसोऽथसर्वविद्यार्थतत्त्ववित् ॥ मातरंसेवमानस्तुविजहारनदीतटे ॥ ४४ ॥ शरासनंचसंप्राप्तंविशिखाश्चशिलाशिताः ॥ तूणीरंकवचंतस्मैदत्तंचांबिकयावने ॥ ४५ ॥

॥ ३९ ॥ ग्यारहवे वर्षकी प्राप्तिमें यह नृपात्मज कुमार मुनिद्वारा यज्ञोपवीतको प्राप्त होकर वेद पढ़नेलगा ॥ ४० ॥ सांग धनुर्वेद और नीतिशास्त्र पढ़ताहुआ बहुत क्या इस मंत्रके बलसे इसने सम्पूर्ण विद्या पढ़ली ॥ ४१ ॥ एक समय इसने देवीका प्रत्यक्ष दर्शन किया. जो लालवस्त्र लालवर्ण और सर्वांगमें लालभूषण धारण किये थी ॥ ४२ ॥ गरुडवाहनके ऊपर स्थित अद्भुत वैष्णवी शक्तिको देखकर यह राजकुमार बड़ा प्रसन्न हुआ ॥ ४३ ॥ वह सब विद्याओंके तत्त्वका ज्ञाता उस वनमें स्थित हुआ और माताकी सेवा करता हुआ नदीके तटमें विहार करनेलगा ॥ ४४ ॥ धनुष और पैने बाण तरकस और कवच ये देवीने उसको स्वयं प्रदान किये ॥ ४५ ॥

आसनपर स्थापित किया ॥ २ ॥ मंत्रीजन और वसिष्ठजीने अथर्ववेदके मंत्रोंसे तथा जलपूर्ण घटोंसे अभिषेक किया ॥ ३ ॥ भेरी शखोंके शब्द बाजोंके शब्दपूर्वक नगरीमें बडा भारी उत्सव हुआ ॥ ४ ॥ ब्राह्मणोंके वेदपाठ बन्दीजनोंकी स्तुति और मांगलिक जयशब्दोंसे अयोध्या प्रसन्न होगई ॥ ५ ॥ हृष्ट पुष्ट जनोंसे व्याप्त स्तुति और बाजोंके शब्दोंसे पूर्ण होकर वह उस नये राजाके कारण नईसी होगई ॥ ६ ॥ जो साधुजन थे वे घरमें स्थित हो शोक करनेलगे कि, वह राजकुमार सुदर्शन कहां गया ? ॥ ७ ॥ और वह साध्वी मनोरमा पुत्रके सहित कहां गई ? इस वैरी राज्यलोभीने युद्धमें उसके पिताको मारडाला ॥ ८ ॥ इस प्रकार विचार करते हुए वे समबुद्धि साधु शत्रुजितके वशीभूत हुए दुःखसे रहनेलगे ॥ ९ ॥ और युधाजित्‌भी विधिपूर्वक धेवतेको राज्यपर स्थापन करके मंत्रीके अधीन अवधका

मंत्रिभिश्चवसिष्ठेनमंत्रैराथर्वणैःशुभैः ॥ अभिषिक्तश्चसंपूर्णैःकलशैर्जलपूरितैः ॥ ३ ॥ भेरीशंखनिनादैश्चतूर्याणांचाथनिःस्वनैः ॥ उत्सवस्तुनगर्यांवैसंबभूवकुरूद्वह ॥ ४ ॥ विप्राणांवेदपाठैश्चबंदिनांस्तुतिभिस्तथा ॥ अयोध्यामुदितेवासीज्जयशब्दैःसुमंगलैः ॥ ५ ॥ हृष्टपुष्टजनाकीर्णास्तुतिवादित्रनिःस्वना ॥ नवेतस्मिन्महीपालेपूर्वभौनूतनेवसा ॥ ६ ॥ केचित्साधुजनायेवैचक्रुःशोकंगृहेस्थिताः ॥ सुदर्शनंविचिंत्याद्यक्गतोऽसौनृपात्मजः ॥ ७ ॥ मनोरमाऽतिसाध्वीसाक्वगतासुतसंयुता ॥ पिताऽस्यानिहतःसंख्येराज्यलोभेनवैरिणा ॥ ८ ॥ इत्येवंचिंत्यमानास्तेसाधवःसमबुद्धयः ॥ अतिष्ठन्दुःखितास्तत्रशत्रुजिद्वशवर्तिनः ॥ ९ ॥ युधाजिदपिदौहित्रंस्थापयित्वाविधानतः ॥ राज्यंचमंत्रिसात्कृत्वाचलितःस्वांपुरींप्रति ॥ १० ॥ श्रुत्वासुदर्शनंतत्रमुनीनामाश्रमेस्थितम् ॥ हंतुकामोजगामाऽऽशुचित्रकूटंसपर्वतम् ॥ ११ ॥ निषादाधिपतिंशूरंपुरस्कृत्यबलाभिधम् ॥ दुर्दर्शाख्यमगादाशु शृंगवेरपुराधिपम् ॥ १२ ॥ श्रुत्वामनोरमातत्रबभूवातिसुदुःखिता ॥ आगच्छंतंबालपुत्राभयातासैन्यसंयुतम् ॥ १३ ॥ तमुवाचातिशोकार्तामुनिंसाश्रुविलोचना ॥ किंकरोमिक्वगच्छामियुधाजित्ससुपस्थितः ॥ १४ ॥ पितामेनिहतोऽनेनदौहित्रोभूपतिःकृतः ॥ सुतंमेहंतुकामोऽत्रसमायातिबलान्वितः ॥ १५ ॥ पुराश्रुतंमयास्वामिन्पांडवावैवनेस्थिताः ॥ मुनीनामाश्रमेपुण्येपांचाल्यासहितास्तदा ॥ १६ ॥

राज्य कर अपनी पुरीकी ओर चला ॥ १० ॥ मार्गमें मुनियोंके आश्रममें सुदर्शनको स्थित सुनकर उसके मारनेकी इच्छा कर चित्रकूटपर्वतको गया ॥ ११ ॥ और बड़े बली शूर निपाद देशके राजाको आगे करके अर्थात् उस शृंगवेरपुरके अधिपति दुर्दर्शको लेकर चला ॥ १२ ॥ यह समाचार मनोरमा सुनकर बडी दुःखी हुई, कि वह मेरे बालकपुत्रको मारनेके निमित्त सेना लिये आता है ॥ १३ ॥ वह व्याकुल हो नेत्रोंमें जल भर मुनिसे कहनेलगी अब मैं क्या करूं ? कहां जाऊं ? युधाजित् आनकर प्राप्त हुआ है ॥ १४ ॥ इसने मेरे पिताको मारकर अपने धेवतेको राजा किया है. अब सेना लिये मेरे पुत्रको मारनेकी इच्छासे आता है ॥ १५ ॥ हे स्वामिन् ! यह मैंने पहले सुना था, कि, पाण्डव वनमें द्रौपदीके सहित मुनियोंके आश्रममें रहते थे ॥ १६ ॥

एक समय वे पांचों भाई मृगयाके निमित्त वनको गये थे और मुनियोंके आश्रममें द्रौपदी स्थित थी ॥ १७ ॥ धौम्य, अत्रि, गालव, पैल, जावालि, गौतम, भृगु
च्यवन, अत्रिगोत्र, कण्व, जतु, क्रतु ॥१८॥ वीतिहोत्र, सुमन्तु, यज्ञदत्त, वत्सल, राशासन, कहोड, यवक्री, यज्ञकृत, क्रतु ॥१९॥ यह तथा और भारद्वाजादि
शुभ मुनि वेदपाठ करनेवाले उस आश्रममें स्थित थे ॥२०॥ वह दासियोंके सहित द्रौपदी आश्रममें स्थित थी. वह सुन्दर अंगवाली मुनियोंके आश्रममें निर्भय थी
॥२१॥ और पृथाके पुत्र इस वनसे उसमें इससे उसमें मृगोंके पीछे चलेगये. यह पांचों वीर धनुषधारी शत्रुनाशक थे ॥२२ ॥ इसी अवसरमें सिन्धुदेशका राजा
श्रीमान् जयद्रथ सेनासहित विचरता वेदपाठकी ध्वनि सुनकर मुनियोंके आश्रममें आया ॥ २३ ॥ भावितआत्मावाले मुनियोंके वेदपाठकी ध्वनि सुनकर उनके
गतास्तेमृगयांपार्थाभ्रातरःपंचएवते॥द्रौपदीसंस्थितातत्रमुनीनामाश्रमेशुभे॥१७॥धौम्योऽत्रिर्गालवःपैलोजावालिर्गौतमोभृगुः ॥ च्यवनश्चात्रि
गोत्रश्चकण्वश्चैवजतुःक्रतुः॥१८॥वीतिहोत्रःसुमंतुश्चयज्ञदत्तोऽथवत्सलः॥राशासनःकहोडश्चयवक्रीर्यज्ञकृत्क्रतुः ॥१९॥एतेचान्येचमुनयोभार
द्वाजादयःशुभाः॥वेदपाठयुताःसर्वेसंस्थिताश्चाश्रमेस्थिताः॥२०॥दासीभिःसहितातत्रयाज्ञसेनीस्थितामुने ॥आश्रमेचारुसर्वांगीनिर्भयामुनि
संवृते॥२१॥पार्थामृगानुगास्तावत्प्रयाताश्चवनाद्वनम्॥धनुर्बाणधरावीराःपंचैवशत्रुतापनाः।२२॥तावत्सिंधुपतिःश्रीमान्मार्गस्थोवलसंयुतः॥
आगतश्चाश्रमाभ्याशेश्रुत्वातुनिगमध्वनिम् ॥ २३ ॥ श्रुत्वावेदध्वनिंराजामुनीनांभावितात्मनाम् ॥ उत्ततारस्थात्तूर्णंदर्शनाकांक्षयानृपः ॥
॥ २४ ॥ यदानिरगमत्तत्रभृत्यद्वयसमन्वितः ॥ वेदपाठयुतान्वीक्ष्यमुनीनुद्यमसंस्थितः ॥ २५ ॥ कृतांजलिपुटःस्वामिन्संस्थितोऽथज
यद्रथः ॥ आश्रमेमुनिभिर्जुष्टेभूपतिःसंविवेशह ॥२६॥ तत्रोपविष्टंराजानंद्रष्टुकामाःस्त्रियस्तदा ॥ आययुर्मुनिभार्याश्चकोऽयमित्यब्रुवन्नृपम्॥
॥ २७ ॥ तासांमध्येवरारोहायाज्ञसेनीसमागता ॥ जयद्रथेनदृष्टासारूपेणश्रीरिवापरा ॥ २८ ॥ तांविलोक्यासितापांगींदेवकन्यामिवाप
राम् ॥ पप्रच्छनृपतिर्धौम्यंकेयंश्यामावरानना॥२९॥ भार्याकस्यसुताकस्यनाम्नाकावरवर्णिनी ॥ रूपलावण्यसंयुक्ताशचीववसुधांगता॥३०॥
दर्शनकी इच्छासे राजा रथसे उतरा ॥ २४ ॥ जब कि, यह अपने दो सेवकोंके साथ चला और वेदपाठ करतेहुए मुनियोंको इसने देखा ॥ २५ ॥ तब वह जय
द्रथ मुनियोंके आश्रममें हाथ जोडेहुए प्रविष्ट हुआ ॥ २६ ॥ वहां जब राजा बैठा तब इसके देखनेको मुनियोंकी स्त्रियें कौतूहलसे 'यहराजा है' ऐसा विचारकर
आई ॥ २७ ॥ उनके मध्यमें सुमुखी याज्ञसेनीभी आनकर प्राप्त हुई. उसे रूपमें लक्ष्मीकी समान जयद्रथने देखा ॥ २८ ॥ उस असितापांगीको दूसरी देवकन्या
की समान देखकर राजाने पूँछा यह सुमुखी वरांगना कौन है ? ॥ २९ ॥ किसकी भार्या ? किसकी सुता ? क्या इसका नाम है ? यह रूप लावण्य संयुक्त मानो

इन्द्राणीही भूमिमें आई है ॥ ३० ॥ जैसे बबूलके वृक्षोंके मध्यमें लौंगकी बेलहो वा राक्षसियोके मध्यमें रंभा हो इस प्रकार यह भामिनी विदित होती है ॥ ३१ ॥ हे महाभाग ! सत्य कहो यह अबला किसकी है ? हे द्विज ! यह तौ राजपत्नीकी समान दीखती है. मुनिवधू नहीं है ॥ ३२ ॥ धौम्य बोले पाण्डवोंकी प्रिय भार्या शुभलक्षणा द्रापदी पांचालराजकी कन्या हमारे आश्रममें निवास करती है॥३३॥जयद्रथने कहा वह पांच शूर पाण्डव कहां गये हैं ? वे महाबली शोक रहित होकर इसी वनमे निवास करते हैं ॥३४॥ धौम्य बोले रथमें स्थित होकर पांचों पाण्डव मृगयाके निमित्त वनमें गये हैं वे मृगोंको लेकर मध्याह्नके समय आवेंगे ॥ ३५ ॥ धौम्यके यह वचन सुन वह राजा उठा और द्रौपदीके समीप जाय प्रणाम कर बोला ॥३६॥ हे वरारोहे ! तुम्हारी कुशल है?पति कहां गये है ?

बर्बूलवनमध्यस्थालवंगलतिकायथा ॥ राक्षसीवृंदगानूनंरंभेवाऽऽभातिभामिनी ॥ ३१ ॥ सत्यंवदमहाभागकस्येयंवल्लभाऽऽबला ॥ राजपत्नीवचाभातिनैषाम्रुनिवधूर्द्विज ॥ ३२ ॥ धौम्यउवाच ॥ पांडवानांप्रियाभार्याद्रौपदीशुभलक्षणा ॥ पांचालीसिंधुराजेंद्रवसत्यत्रवरा श्रमे ॥ ३३ ॥ जयद्रथउवाच ॥ क्वगताःपांडवाःपंचशूराःसंप्रतिविश्रुताः ॥ वसंत्यत्रवनेवीरावीतशोकामहाबलाः ॥ ३४ ॥ धौम्यउवाच ॥ मृगयार्थंगताःपंचपांडवारथसंस्थिताः ॥ आगमिष्यंतिमध्याह्नेमृगानादायपार्थिवाः ॥ ३५ ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यउदतिष्ठदसौनृपः ॥ द्रौप दीसन्निधौगत्वाप्रणम्येदमुवाचह ॥ ३६ ॥ कुशलंतेवरारोहेक्वगताःपतयश्चते ॥ एकादशगतान्यद्यवर्षाणिचवनेकिल ॥ ३७ ॥ द्रौपदीतुतदो वाचस्वस्तितेऽस्तुनृपात्मज ॥ विश्रमस्वाश्रमाभ्याशेक्षणादायांतिपांडवाः ॥ ३८ ॥ एवंब्रुवंत्यांतस्यांतुलोभाविष्टःसभूपतिः ॥ जहारद्रौपदीं वीरोऽनाहत्यमुनिसत्तमान् ॥ ३९ ॥ कस्यचिन्नैवविश्वासःकर्तव्यःसर्वथाबुधैः ॥ कुर्वन्दुःखमवाप्नोतिदृष्टांतस्त्वत्रवैबलिः ॥ ४० ॥ वैरोचन सुतःश्रीमान्धर्मिष्ठःसत्यसंगरः ॥ यज्ञकर्ताचदाताचशरण्यःसाधुसंमतः ॥ ४१ ॥ नाधर्मेनिरतःक्वापिप्रह्लादस्यचपौत्रकः ॥ एकोनशतयज्ञा न्वैसचकारसदक्षिणान् ॥ ४२ ॥ सत्त्वमूर्तिःसदाविष्णुःसेव्यःसयोगिनामपि ॥ निर्विकारोऽपिभगवान्देवकार्यार्थसिद्धये ॥ ४३ ॥

अब तुमको वनमें ग्यारह वर्ष बीतगये ॥ ३७॥ तब द्रौपदी बोली हे राजपुत्र ! आपका कल्याण हो आप आश्रमके समीप निवास करो अभी पाण्डव आते हैं ॥

६ ॥३८॥ उसके ऐसा कहनेपर वह राजा लोभाक्रान्त होकर मुनिश्रेष्ठोका विचार न करके द्रौपदीका हरण करताहुआ. फिर पांडवोने छुडाया ॥ ३९ ॥ इससे पंडितोको किसीका विश्वास न करना चाहिये करनेसे दुःख होता है, इसमें राजा बलिका दृष्टान्त है ॥ ४० ॥ वैरोचनका पुत्र धर्मात्मा सत्यवादी यज्ञका करनेवाला शरणागतवत्सल साधुसंमत था ॥४१॥ वह प्रह्लादका पौत्र कभी अधर्ममें रत नहीं था, उसने दक्षिणावाले९९यज्ञोंको किया था ॥ ४२ ॥ जो सत्वमूर्ति विष्णु सदा

योगियोंको सेवनीय निर्विकार हैं, देवकार्यसिद्धिके निमित्त ॥ ४३॥ कपटसे वामनरूप धर कश्यपके यहां प्रकट हुए और उन्होने सागरपर्यन्त भूमि और राज्यका हरण किया॥ ४४॥और विरोचनका पुत्र राजा बलि इतनेपरभी सत्यवाक् रहा और विष्णुने इन्द्रके निमित्त वंचना की ॥ ४५॥ जब सत्वमूर्तिने ऐसा किया तौ और कौन न करैगा?वामनरूपकरके यज्ञकी रक्षा करनेवालेने उसे छला॥ ४६॥इस कारण किसीका विश्वास न करना चाहिये. हे स्वामिन्! जब चित्तमें लोभ होता है तब पापका भय नहीं होता ॥ ४७ ॥ लोभसे युक्त होकरही प्राणी पाप करते हैं. हे मुने ! ऐसोंको कभी परलोकका भय नहीं होता है ॥ ४८ ॥ मन वचन कर्मसे दूसरेका धन लेनेके कारण लोभसेही मनुष्य नरकमें पडते हैं॥ ४९॥मनुष्य भलीप्रकार देवताओंका आराधन कर धनकी इच्छा करते हैं. परन्तु देवता किसीके हाथमे

कश्यपाच्चसमुद्भूतोविष्णुःकपटवामनः ॥ राज्यंछलेनहृतवान्महींचैवससागराम्॥४४॥ सोऽभवत्सत्यवाग्राजाबलिर्वैरोचनिस्तदा ॥ क८टकृतवान्विष्णुरिंद्रार्थेतुमयाश्रुतम् ॥ ४५ ॥ अन्यःकिंनकरोत्येवंकृतंचेत्सत्त्वमूर्तिना ॥ वामनंरूपमास्थाययज्ञपातंचिकीर्षता ॥ ४६ ॥ नचविश्वसितव्यंवैकदाचित्केनचित्तथा ॥ लोभश्चेतसिचेत्स्वामिन्कीदृक्पापकृतंभयम् ॥ ४७ ॥ लोभाहताःप्रकुर्वंतिपापानिप्राणिनःकिल ॥ परलोकाद्भयंनास्तिकस्यचित्कर्हिचिन्मुने ॥ ४८ ॥ मनसाकर्मणावाचापरस्वादानहेतुतः ॥ प्रपतंतिनराःसम्यग्लोभोपहतचेतसः ॥ ४९ ॥ देवानाराध्यसततंवांछंतिचधनंनराः ॥ नदेवास्तत्करेकृत्वासमर्थादातुमंजसा ॥ ५० ॥ अन्यस्यानीयतेवित्तंप्रयच्छंतिमनीपितम् ॥ वाणिज्येनाथदानेनचौर्येणापिबलेनवा ॥ ५१ ॥ विक्रयार्थंगृहीत्वाचधान्यवस्त्रादिकंवहु ॥ देवानर्चयतेवैश्योमहर्द्धिर्मेभवेदिति ॥ ५२ ॥ नात्रकिंपरवित्तेच्छावाणिज्येनपरंतप ॥ ग्रहणकालेतुसंप्राप्तेमहर्घंचापिकांक्षति ॥ ५३ ॥ एवंहिप्राणिनःसर्वेपरस्वादानतत्पराः ॥ वर्ततेसततंब्रह्मन्विश्वासःकीदृशःपुनः ॥ ५४ ॥ वृथातीर्थंवृथादानंवृथाऽध्ययनमेवच ॥ लोभमोहवृतानांवैकृतंतदकृतंभवेत् ॥ ५५ ॥ तस्मादेनंमहाभागविसर्जयगृहंप्रति ॥ सपुत्राऽहंवसिष्यामिजानकीवद्द्विजोत्तम ॥ ५६ ॥

तो धन देतेही नहीं ॥५०॥ वेभी दूसरेसे धन लाकर यथेच्छ देते हैं. व्यापार दान चोरी बल ॥ ५१ ॥ तथा बेंचनेकी वस्तुओंसे वस्त्रादिक धनग्रहण करके वैश्य देवताओंका पूजन करते है कि हमारे यहां धन होजाय ॥ ५२ ॥ हे परंतप ! क्या व्यापारसे पराये द्रव्यके लेनेकी इच्छा नहीं है ? नाज भरतेही व्यापारी इच्छा करते हैं कि अकरा होजाय ॥ ५३ ॥ इस प्रकारसे सब प्राणी पराये धन लेनेकी इच्छामें वर्तमान हैं. हे ब्रह्मन् ! फिर किसका विश्वास कियाजाय? ॥५४॥ ऐसोंका तीर्थ दान वेदपाठ वृथा होता है, लोभ मोहसे व्याप्त चित्तवालोंका किया कार्य नहीं किया है ॥ ५५ ॥ हे महाभाग!इस कारण इस राजाको घर लौटादो

इस प्रकार मुनिके पूँछनेपरभी उसने कुछ न कहा और दुःखसे व्याकुल हो उस रोतीहुईने विदल्लको आज्ञा दी॥५२॥तब विदल्लने कहा नृपश्रेष्ठ ध्रुवसन्धि राजाकी धर्मपत्नी यह मनोरमा रानी है॥५३॥वह महाबली सूर्यवंशी राजा सिंहसे निहत हुए यह सुदर्शननाम उस राजाका पुत्र है॥५४॥इस मनोरमाके पिता धर्मात्मा धेवतके प्रिय करनेकी इच्छासे युद्धमें निहत हुए, यह युधाजित्‌के भयसे निर्जन वनमें आई॥ ५५ ॥यह बालकपुत्रवाली रानी अब तुम्हारी शरणमें प्राप्त हुई है हे महाभाग! मुनिश्रेष्ठ ! आप इसके रक्षक हूजिये॥५६॥दुःखीकी रक्षा करनेका पुण्य यज्ञसेभी अधिक कहा है, और भयभीत दीनकी तो रक्षा करना महाफलदायक है ॥५७॥ अपने ऋषिने कहा हे कल्याणी ! तुम निर्भय होकर निवास करो और इस पुत्रकी पालना करो, हे दीर्घलोचने ! तुमको यहां शत्रुसे भय न करना चाहिये ॥५८॥ मनोहर पुत्रको पालो यही राजा होगा, यहां दुःख और शोक कभी कुछ न होगा ॥ ५९ ॥ व्यासजी बोले मुनिके ऐसा कहनेपर रानी स्वस्थ हुई और मुनिकी दीहुई कुटीमें शोकरहित हो निवास करनेलगी ॥ ६० ॥ सैरन्ध्री और विदल्लके सहित सुदर्शनका पालन करती वहां मनोरमा रहनेलगी ॥ ६१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे तृतीयस्कन्धे भाषाटीकायां पंचदशोऽध्यायः ॥ १५॥ ॥ व्यासजी बोले महाबली युधाजित् संग्रामसे अयोध्यामें आकर सुदर्शनके मारनेकी इच्छासे मनोरमाको पूँछनेलगा॥ १ ॥और वह कहां गई इस प्रकार वारंवार कहकर सेवकोंको ढूँढनेके निमित्त भेजताहुआ, और शुभ मुहूर्तमें अपने धेवतेको राज

एवंसामुनिनापृष्टानोवाचवरवर्णिनी ॥ रुदतीदुःखसंतप्ताविदल्लंचसमादिशत् ॥५२॥ विदल्लस्तमुवाचेदंध्रुवसंधिर्नृपोत्तमः ॥ तस्यभार्याधर्मपत्नीनाम्नाचेयंमनोरमा ॥ ५३ ॥ सिंहेननिहतोराजासूर्यवंशीमहाबलः ॥ पुत्रोऽयंनृपतेस्तस्यनाम्नाचैवसुदर्शनः ॥ ५४॥ अस्याःपिताऽतिधर्मात्मादौहित्रार्थेमृतोरणे ॥ युधाजिद्भयसंत्रस्तासंप्राप्ताविजनेवने ॥ ५५ ॥ त्वामेवशरणंप्राप्ताबालपुत्रानृपात्मजा ॥ त्राताभवमहाभागत्वमस्यामुनिसत्तम ॥ ५६ ॥ आर्तस्यरक्षणेपुण्यंयज्ञाधिकमुदाहृतम् ॥ भयत्रस्तस्यदीनस्यविशेषफलदंस्मृतम् ॥ ५७ ॥ ऋषिरुवाच ॥ निर्भयावसकल्याणिपुत्रंपालयसुव्रते ॥ नतेभयंविशालाक्षिकर्तव्यंशत्रुसंभवम् ॥५८॥ पालयस्वसुतंकांतंराजातेऽयंभविष्यति॥नात्रदुःखंतथाशोकःकदाचित्संभविष्यति ॥५९॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तामुनिनाराज्ञीस्वस्थासासंबभूवह ॥ उटजेमुनिनादत्तेवीतशोकातदाऽवसत् ॥ ६० ॥ सैरंध्रीसहितातत्रविदल्लेनचसंश्रुता ॥ सुदर्शनंपालयानान्यवसत्सामनोरमा ॥ ६१ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेतृतीयस्कंधेपंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ व्यासउवाच ॥ युधाजित्त्वथसंग्रामादृत्वाऽयोध्यांमहाबलः ॥ मनोरमांचपप्रच्छसुदर्शनजिघांसया ॥ १ ॥ सेवकान्प्रेषयामासक्वगतेतिमुहुर्वदन् ॥ शुभेदिनेऽथदौहित्रंस्थापयामासचासने ॥ २ ॥

नहीं चाहिये. हम वनकोजायँगे फिर वाराणसीको जायँगे ॥ ३९ ॥ वहां मेरा मामा बड़ा बली सुवाहु रहता है, वह हमारा रक्षक होगा ॥ ४० ॥ मैं युधाजित् को देखने नगरसे बाहर जाऊंगी यह बहाना कर तुम यहाँसे चलीजाओ ॥ ४१ ॥ वह रानी मंत्रीके यह वचन सुन लीलावतीके पास जाय बोली, हे सुलोचने ! मैं पिताके देखनेको जाती हूं ॥ ४२ ॥ यह कह सैरन्ध्रीके सहित रथपर चढ़कर विदल्लको साथ ले नगरसे बाहर हुई ॥ ४३ ॥ वह त्रस्त दुःखी पिताके शोकसे व्याकुल हुई चली, वहां राजा युधाजित्को देखकर ॥ ४४ ॥ और अपने पिताको मृतक देखकर कंपित हो उसने शीघ्रतासे संस्कार किया, दो दिनमें वहांसे चल

तत्रमेमातुलःश्रीमान्वर्ततेबलवत्तरः ॥ सुबाहुरितिविख्यातोरक्षितासभविष्यति॥४०॥युधाजिद्दर्शनोत्कंठमनसानगराद्बहिः॥निर्गत्यरथमारुह्य गंतव्यंनात्रसंशयः ॥ ४१ ॥ इत्युक्तातेनसाराज्ञीगत्वालीलावतींप्रति ॥ उवाचपितरंद्रष्टुंगच्छाम्यद्यसुलोचने ॥ ४२॥ इत्युक्त्वारथमारुह्यसैरंध्री संयुतातदा ॥ विदल्लेनचसंयुक्तानिःसृतानगराद्बहिः ॥ ४३ ॥ त्रस्ताह्यार्ताऽतिकृपणापितुःशोकसमाकुला ॥ दृष्ट्वायुधाजितंभूपंपितरंगतजीवितम् ॥ ४४ ॥ संस्कार्यचत्वरायुक्तावेपमानाभयाकुला ॥ दिनद्वयेनसंप्राप्ताराज्ञीभागीरथीतटम् ॥ ४५ ॥ निषादैर्लुंठितातत्रगृहीतंसकलंवसु ॥ रथंचापिगृहीत्वातेनिर्गतादस्यवःशठाः ॥ ४६ ॥ रुदतीसुतमादायचारुवस्त्रामनोरमा ॥ निर्ययौजाह्नवीतीरेसैरंध्रीकरलंबिता ॥ ४७ ॥ आरुह्यचभयाच्छीघ्रमुडुपंसाभयाकुला ॥ तीर्त्वाभागीरथींपुण्यांययौत्रिकूटपर्वतम् ॥ ४८ ॥ भारद्वाजाश्रमंप्राप्तात्वरयाचभयाकुला ॥ सवीक्ष्य तापसांस्तत्रसंजातानिर्भयातदा ॥ ४९ ॥ मुनिनासाततःपृष्टाकाऽसिकस्यपरिग्रहः ॥ कष्टेनात्रकथंप्राप्तासत्यंब्रूहिशुचिस्मिते ॥ ५० ॥ देवीवा मानुषीवाऽसिबालपुत्रावनेकथम् ॥ राज्यभ्रष्टेववामोरुभासित्वंकमलेक्षणे ॥ ५१ ॥

कर गंगातटपर प्राप्त हुई ॥ ४५ ॥ वहां निषादोने लूटकर रानीका सब धन लेलिया और रथकोभी लेकर वे दस्यु शठ चलेगये ॥ ४६ ॥ वह सुवस्त्रा मनोरमा रुदन करतीहुई पुत्रको लिये सैरन्ध्रीका हाथ पकडे गंगाके तटपर आई ॥ ४७ ॥ और डरके मारे बहुत शीघ्र एक छोटी नौकापर चढी और गंगाको तरकर, त्रिकूटपर्वतको गई ॥ ४८ ॥ और भयसे शीघ्रता करती भारद्वाजके आश्रममें प्राप्त हुई और वहां उन तपस्वीको देखकर निर्भय होगई ॥ ४९ ॥ मुनिने पूँछा तुम कौन ? किसकी स्त्री हो ? तुम कष्टसे कैसे यहां आई हो ? हे शुचिस्मिते ! सत्य कहो ॥ ५० ॥ तुम देवी वा मानुषी बालक पुत्रको लिये कौन हो ? हे कमल लोचनी ! तुम हमको राज्यभ्रष्टकी समान दीखती हो ॥ ५१ ॥

मेरी सौत तौ मुझसे वैर रखती है इस कारण यह लीलावती मेरे पुत्रमें दयावती न होगी॥ २६ ॥जब युधाजित् यहां आजायगा तौ मेरा निकलना न होगा, वह मेरे पुत्र बालकको और मुझे कारागारमें डाल देगा॥ २७॥ऐसा सुनाभी है कि, पहले इन्द्रने दितिके गर्भको ४९खण्ड कर डाला था ॥ २८॥ अर्थात् अपवित्रतामें मायासे छोटा वज्र करके माताके गर्भमें प्रविष्ट होगये, वही गर्भके ४९बालक स्वर्गमें मरुतनामसे स्थित हैं॥ २९॥एक राजाकी भार्याको उसकी सौतने उसे गर्भवती जानकर विष देदिया था॥ ३०॥पीछे ऋषिकी कृपासे विषयुक्तही उस बालकका जन्म हुआ, इससे वह भूमण्डलमें सगर नामसे विख्यात हुआ ॥ ३१॥ और राजा दशरथकी भार्या कैके यीने सौतके पुत्र ज्येष्ठ रामचन्द्रको वनमें भिजवा दिया. जिसके कारण राजा दशरथकी मृत्यु हुई ॥ ३२॥और जो मंत्री मेरे पुत्रको राज्य देना चाहते थे वे युधा

सापिवैरयुताकामंसपत्नीसर्वदाभवेत् ॥ लीलावतीनमेपुत्रेभविष्यतिदयावती ॥ २६ ॥ युधाजितिसमायातेनमेनिःसरणंभवेत् ॥ ज्ञात्वाबालं सुतंसोऽद्य कारागारंनयिष्यति ॥ २७॥ श्रूयतेहिपुरेंद्रेणमातुर्गर्भगतःशिशुः ॥ कृंतितःसप्तधापश्चात्कृतास्तेसप्तसप्तधा ॥ २८ ॥ प्रविश्यचोदरं मातुःकरेकृत्वाऽल्पकंपविम् ॥ एकोनपंचाशदपितेभवन्मरुतोदिवि ॥ २९ ॥ सपत्न्यैगरलंदत्तंसपत्न्यानृपभार्यया ॥ गर्भनाशार्थमुद्दिश्यपुरैत द्वैमयाश्रुतम् ॥ ३० ॥ जातस्तुबालकःपश्चाद्देहेविषयुतःकिल ॥ तेनासौसगरोनामविख्यातोभुविमंडले ॥ ३१ ॥ जीवमानोऽथभर्त्तावैकैके य्यानृपभार्यया ॥ रामःप्रव्राजितोज्येष्ठोमृतोदशरथोनृपः ॥ ३२ ॥ मंत्रिणस्त्ववशाःकामंयेमेपुत्रंसुदर्शनम् ॥ राजानंकर्तुकामावैयुधाजिद्वशगा श्वते ॥ ३३॥ नमेभ्राताथाशूरोयोमेबंधात्प्रमोचयेत् ॥ महत्कष्टंचसंप्राप्तंमयावैदैवयोगतः ॥३४॥ उद्यमःसर्वथाकार्यःसिद्धिर्दैवाद्धिजायते॥ उपायंपुत्ररक्षार्थंकरोम्यद्यत्वरान्विता ॥ ३५ ॥ इतिसंचिंत्यसाबालाविदल्लंचातिमानिनम् ॥ निपुणंसर्वकार्येषुचिंत्यंमंत्रिवरोत्तमम् ॥ ३६ ॥ समाहूयतमेकांतेप्रोवाचबहुदुःखिता ॥ गृहीत्वाबालकंहस्तेरुदतीदीनमानसा ॥ ३७ ॥ पितामेनिहतःसंख्येपुत्रोऽयंबालकस्तथा ॥ युधाजिद्व लवान्राजाकिंविधेयंवदस्वमे ॥ ३८ ॥ तामुवाचविदल्लोऽसौनात्रस्थातव्यमेवच ॥ गमिष्यामोवनेकामंवाराणस्याःपुनःकिल ॥ ३९ ॥

जित्के आधीन होनेसे अवश हैं ॥ ३३ ॥ मेरा भ्राता ऐसा शूर नहीं जो मुझे बंधनसे छुड़ावेगा, दैवयोगसे मुझको बड़ा कष्ट आनकर प्राप्त हुआ है॥ ३४॥ परन्तु उद्यम सर्वथा करना चाहिये, प्रारब्धसे सिद्धि होती है अब मैं शीघ्रतासे पुत्रकी रक्षाके निमित्त उपाय करूं॥ ३५॥यह विचार कर उस बालाने बड़े मानी सब कार्योंमे चतुर मंत्रिश्रेष्ठ विदल्लको ॥ ३६॥ बुलाय एकान्तमें बड़ी दीनतासे रोकर बालकको हाथमे लिये इस प्रकारके वचन कहे ॥ ३७ ॥ मेरे पिता तौ युद्धमे मृतक हुए और यह पुत्र बालक है और युधाजित् बली राजा है. इसमें क्या कर्तव्य है ? सो मुझसे कहो ॥ ३८ ॥ यह सुनकर विदल्लने कहा अब तुमको यहां रहना

ढककर रात्रि करदी थी, परन्तु यह एक साथही रुधिरके सागरमें मग्न होगई और कान्तिमान् सूर्य फिर प्रकाशित हुए ॥ १४ ॥ कोई आकाशमें जाय सुन्दर मुखवाली भक्तियुक्त देवकन्याको प्राप्त होकर भी ब्रह्मचारी मेरा नाश जाता रहैगा इस भयसे वह चतुर उस कन्याको अंगीकार न करता हुआ ॥ १५ ॥ इस प्रकार उस संग्रामके विस्तार होनेमें राजा युधाजित्ने तीव्रबाणोंसे वीरसेनका वध करडाला ॥ १६ ॥ तब वह राजा छिन्नमस्तक होकर भूमिपर गिरा और उसकी सेनाभी नष्ट हो दशों दिशाओंमें भाग गई ॥ १७ ॥ जब मनोरमाने संग्राममें पिताका मरण सुना तब पिताके वैरीके डरसे व्याकुल हो उठी ॥ १८ ॥ और विचारने लगी वह दुराचारी युधाजित् अवश्य मेरे पुत्रको मारैगा कारण कि, वह पापात्मा राज्यका लोभी है इस प्रकार चिन्ता करनेलगी ॥ १९ ॥ मेरा पिता

कश्चिद्गतस्तुगगनंकिलदेवकन्यांसंप्राप्यचारुवदनांकिलभक्तियुक्ताम्॥नांगीचकारचतुरोब्रतनाशभीतोयास्यत्ययंममवृथाह्यनुकूलशब्दः॥१५॥ संग्रामेसंवृतेतत्रयुधाजित्पृथिवीपतिः॥जघानवीरसेनंतंबाणैस्तीव्रैःसुदारुणैः॥१६॥ निहतःसपपातोर्व्यांछिन्नमूर्धामहीपतिः॥प्रभग्नंतद्बलंसर्वंनिर्गतंचचतुर्दिशम् ॥१७॥ मनोरमाहतंश्रुत्वापितरंरणमूर्धनि॥भयत्रस्ताऽथसंजातापितुर्वैरमनुस्मरन्॥१८॥हनिष्यतियुधाजिद्वैपुत्रंममदुराशयः॥ राज्यलोभेनपापात्मासेतिचिंतापराऽभवत् ॥१९॥ किंकरोमिक्वगच्छामिपितामेनिहतोरणे ॥ भर्ताचापिमृतोऽत्रैवपुत्रोऽयंममबालकः ॥२०॥ लोभोऽतीवचपापिष्ठस्तेनकोनवशीकृतः ॥ किंनकुर्यात्तदाविष्टःपापंपार्थिवसत्तमः ॥२१॥ पितरंमातरंभ्रातॄन्गुरून्स्वजनबांधवान्॥ हंतिलोभसमाविष्टोजनोनात्रविचारणा ॥२२॥ अभक्ष्यभक्षणंलोभादगम्यागमनंतथा ॥ करोतिकिलतृष्णार्तोधर्मंत्यागंतथापुनः ॥ २३ ॥ नसहायोऽस्तिमेकश्चिन्नगरेऽत्रमहाबलः ॥ यदाधारेस्थिताचाहंपालयामिसुतंशुभम् ॥ २४ ॥ हतेपुत्रेनृपेणाद्यकिंकरिष्याम्यहंपुनः ॥ नमेत्राताऽस्तिभुवनेयेनवैसुस्थिताह्यहम् ॥ २५ ॥

युद्धमें निहत हुआ अव मैं क्या करूं ? कहां जाऊं ? और स्वामी भी यहीं मृतक हुए, पुत्र बालक हैं ॥ २० ॥ लोभ पापकी खान है, ऐसा कौन है ? जो इससे वशीभूत नहीं है. इससे युक्त हुआ यह पापी बली राजा क्या न करैगा ॥ २१ ॥ पिता माता भाई गुरु स्वजन बंधु इन सबको भी लोभी मनुष्य मारनेकी इच्छा करता है, इसमें सन्देह नहीं ॥ २२ ॥ लोभसेही अभक्ष्यभक्षण अगम्यागमन करता है तथा तृष्णासे व्याकुल हुआ धर्मकोभी त्याग देता है ॥ २३ ॥ मेरा कोई सहायक नहीं है इस नगरमें ऐसा कोई नहीं जिसके आधारसे स्थित होकर मैं पुत्रकी पालना करूं ॥ २४ ॥ यदि राजा मेरे पुत्रको मार डालै तौ मैं क्या करूंगी, इस भुवनमें कोई मेरा रक्षक नहीं, जिसको प्राप्त होकर मैं सुखी होवूं ॥ २५ ॥

वहां आनकर प्राप्त हुए ॥ ६ ॥ वहां अद्भुत रुधिरकी नदी बहने लगी, जिसमें हाथी घोडे और वीरगण बह रहे थे, जो देखनेवालोंको भय देती थी, जैसे पापात्माओंको वैतरणी त्रास देती है ॥ ७ ॥ उस रुधिरनदीके तटोंमें नरोंके मुण्ड पडे हुए बालोंसे युक्त इस प्रकार शोभित होतेथे जैसे यमुनाके तटपर एकत्रित हुए बालकोंने विहार करनेके निमित्त तुम्बीफल डालदिये हों ॥ ८ ॥ मरेहुए वीरोंको रथसे भूमिमें गिरा देखकर गृध्र मांसके निमित्त उसके ऊपर भ्रमण करता था, सो ऐसा विदित होता था मानो यह इस शरीरका जीव अपने मनोहर शरीरमें फिर प्रवेशकी इच्छा करताहै ॥९॥ संग्राममें मृत्युको प्राप्त होकर कोई वीर सुरांगनाको अपने अंकमें लेकर उससे कहने लगा हे करभोरु ! देखो यह मेरा मनोहर शरीर बाणसे विद्ध हुआ पृथ्वीमें पडा है ॥ १० ॥ कोई दूसरा शत्रुके द्वारा हत होकर अन्त

तत्राद्भुताक्षतजसिंधुरुवाहघोरावृंदेभ्यएवगजवीरतुरंगमाणाम् ॥ त्रासावहानयनमार्गगतानराणांपापात्मनांरविजमार्गभवेवकामम्॥७॥ कीर्णा निभिन्नपुलिनेनरमस्तकानिकेशावृतानिचविभांतियथैवसिंधौ ॥ तुंबीफलानिविहितानिविहर्तुकामैर्बालैर्यथारविसुताप्रभवेश्चनूनम् ॥८॥ वीरं मृतंभुविगतंपतितंरथाद्वैगृध्रःपलार्थमुपरिभ्रमतीतिमन्ये ॥ जीवोप्यसौनिजशरीरमवेक्ष्यकांतंकांक्षत्यहोऽतिविवशोऽपिपुनःप्रवेष्टुम् ॥ ९ ॥ आजौहतोऽपिनृवरःसुविमानरूढःस्वांकेस्थितांसुरवधूंप्रवदत्यभीष्टम्॥पश्याधुनाममशरीरमिदंपृथिव्यांबाणाहतंनिपतितंकरभोरुकांतम् ॥ १० ॥ एकोहतस्तुरिपुणैवगतोऽतरिक्षंदेवांगनांसमधिगम्ययुतोविमाने ॥ तावत्प्रियाहुतवहेसुसमर्प्यदेहंजग्राहकांतमबलासबलास्वकीया ॥११॥ युद्धे मृतौचसुभटौदिविसंगतौतावन्योन्यशस्त्रनिहतौसहसंप्रयातौ॥तत्रैवजग्रतुरलंपरमाहितास्त्रावेकाप्सरोर्थविहतौकलहाकुलौच॥१२॥कश्चिद्युवासमधिगम्यसुरांगनांवैरूपाधिकांगुणवतींकिलभक्तियुक्तः ॥ स्वीयान्गुणान्प्रविततान्प्रवदस्तदाऽसौतांप्रेमदामनुचकारचयोगयुक्तः ॥१३॥भौमंरजोऽतिविततंदिविसंस्थितंचरात्रिंचकारतरणिंचसमावृणोद्यत्॥ सद्यस्तदेवरुधिरांबुनिधावकस्मात्प्रादुर्बभूवरविरप्यतिकांतियुक्तः ॥ १४ ॥

रिक्षमे गया और देवांगनाको प्राप्त हो विमानमे बैठकर स्थितहुआ,परन्तु इसी अवसरमे उसकी प्रियभार्या उसकेशरीरके साथ सती हुई और उस स्वकीया अबलाने दिव्य देहको प्राप्त हो उससे अपने पतिको ग्रहण करलिया ॥ ११ ॥ परस्पर एक दूसरेके प्रहारसे निहत होकर जो वीर स्वर्गमे गये वहां भी एक अप्सराकी प्राप्तिके निमित्त परस्पर विवाद करनेलगे ॥ १२ ॥ और कोई युवा सुरांगनाको प्राप्त होकर उस गुणरूपवती स्त्रीमें अनुरक्त हो उसे अपनेसे अधिक गुणवती विचारकर यह मुझसे विरक्त न होजाय इस कारण अपने गुणोंका विशेष वर्णन करके उसे अपने वशीभूत और अनुकूल करता हुआ ॥ १३ ॥ भूमिसे धूरिने उड़कर आकाशमें फैल सूर्यको

वान् सिंह प्रगटहुआ और आगे राजाको स्थित देखकर मेघकी समान शब्दकिया॥ २२॥ २३॥ लांगूलको ऊपर उठाये बालोंको फैलाये गलेके बालोंको फुलाये राजाके मारनेको आकाशसे कूदा ॥ २४ ॥ राजाने यह देख बडे वेगसे खड्ग हाथमें लिया और बायें हाथमें चर्म लेकर सिंहकी समान स्थित हुआ॥ २५ ॥ और उसके सेवकभी पृथक्२ क्रोधकर सिंहके ऊपर बाणप्रहार करनेलगे॥ २६॥ उससमय महाहाहाकार होनेलगा कारण कि उसका दारुण प्रहारथा; तब वह कठिन सिंह राजाके ऊपर कूदा॥ २७॥ उसको आता हुआ देखकर राजाने खड्ग प्रहार किया उसनेभी अपने क्रूरनखोंके अग्रभागसे आकर राजाको विदीर्ण करदिया॥ २८॥ नखोंसेआहत होकर राजा गिरकर मरगया, और सैनिक शब्दकरते उसे बाणोंसे मारनेलगे ॥ २९॥ सिंहभी वहीं मृतहुआ, और राजाभी वहीं मृतहोगया तब सैनिकोंने मुख्यमंत्रियोंसे

राज्ञाशिलीमुखेनादौविद्धःक्रोधवशगतः ॥ दृष्ट्वाऽग्रेनृपतिंसिंहोननादमेघनिःस्वनः ॥ २३ ॥ कृत्वाचोर्ध्वंसलांगूलंप्रसारितबृहत्सटः ॥ हंतुंनृपतिमाकाशादुत्पपातातिकोपनः ॥ २४ ॥ नृपतिस्तरसावीक्ष्यदधारासिंकरेतदा ॥ वामेचर्मसमादायस्थितःसिंहइवापरः ॥ २५ ॥ सेवकास्तस्ययेसर्वेतेऽपिबाणान्पृथक्पृथक् ॥ अमुंचन्कुपिताःकामंसिंहोपरिरुषान्विताः ॥ २६ ॥ हाहाकारोमहानासीत्संप्रहारश्चदारुणः॥ उत्पपात ततःसिंहोनृपस्योपरिदारुणः ॥ २७ ॥ तंपतंतंसमालोक्यखड्गेनाभ्यहनन्नृपः ॥ सोऽपिक्रूरैर्नखाग्रैश्चतत्राऽऽगत्यविदारितः ॥२८॥ सनखैराहतोराजापपातचममारवै ॥ चुक्रुशुःसैनिकास्तेतुनिर्जघ्नुर्विशिखैस्तदा ॥ २९ ॥ मृतःसिंहोऽपितत्रैवभूपतिश्चतथामृतः॥ सैनिकैर्मंत्रिमुख्याश्चतत्राऽऽगत्यनिवेदिताः ॥ ३० ॥ परलोकगतंभूपंश्रुत्वातेमंत्रिसत्तमाः ॥ संस्कारंकारयामासुर्गत्वातत्रवनांतिके ॥ ३१ ॥ परलोकक्रियांसर्वांवसिष्ठोविधिपूर्वकम् ॥ कारयामासतत्रैवपरलोकसुखावहम् ॥ ३२ ॥ प्रजाःप्रकृतयश्चैववसिष्ठश्चमहामुनिः ॥ सुदर्शनंनृपंकर्तुंमंत्रंचक्रुःपरस्परम् ॥३३॥ धर्मपत्नीसुतःशांतःपुरुषश्चसुलक्षणः ॥ अयंनृपासनार्हश्चह्यब्रुवन्मंत्रिसत्तमाः ॥३४॥ वसिष्ठोऽपितथैवाऽऽहयोग्योऽयंनृपतेःसुतः॥बालोऽपिधर्मवान्राजानृपासनमिहार्हति॥३५॥कृतेमंत्रेमंत्रिवृद्धैर्युधाजिन्नामपार्थिवः॥ तत्राऽऽजगामतरसाश्रुत्वातूज्जयिनीपतिः॥३६॥

आकर यह निवेदन करदिया ॥ ३०॥ वे मंत्रिश्रेष्ठ राजाको परलोकगामीहुआ सुनकर वनमे जाकर राजाका संस्कारकरातेहुए॥ ३१॥ और वसिष्ठजीने विधिपूर्वक उसको सुखदायक परलोककी क्रिया वहां कराई ॥३२॥ प्रजा और प्रकृति तथा महामुनि वसिष्ठजी सुदर्शनको राजा बनानेके निमित्त परस्पर सम्मति करनेलगे ॥ ३३॥ यह धर्मपत्नीका पुत्र शान्त पुरुष सुलक्षण है और राज्यासनके योग्यभीहै, ऐसा मंत्रिश्रेष्ठ कहनेलगे ॥ ३४ ॥ और यही वार्ता वसिष्ठजीनेभी कहीकि, यह बालक धर्मवान् राज्यआसनके योग्य है॥ ३५॥ जब मंत्रियोंने ऐसा कहा तब उसी समय उज्जयनीका राजा युधाजित् नाम वहाँ आनकर प्राप्त हुआ ॥ ३६ ॥

गुणसम्पन्न लीलावती थी ॥ ९ ॥ गृहोंके वनों उपवनोंमें वह राजा अपनी पत्नियोंसहित विहार करता था. क्रीडापर्वत बावडी और महलोंमें विचरता था ॥ १० ॥ मनोरमाके सुसमयमें पुत्र उत्पन्न हुआ. इसका नाम सुदर्शन था, यह राजलक्षणसे संयुक्त था ॥ ११ ॥ उसकी दूसरी पत्नी लीलावतीनेभी एकही महीनेमें सुन्दर पक्ष और सुन्दर दिनमें पुत्र उत्पन्न किया ॥ १२ ॥ राजाने दोनोंके जातकर्मादि संस्कार किये और पुत्रजन्मसे प्रसन्न हो दोनोंके कल्याणनिमित्त ब्राह्मणोंको दान दिया ॥ १३ ॥ राजा उन दोनों पुत्रोंमें समान प्रीति करते थे और कभी उनके सौहार्दमें अन्तर न किया ॥ १४ ॥ और विधिपूर्वक राजाने समयपर उनका चूडा कर्म किया, जैसा राजाका ऐश्वर्य था उसी प्रकार परमतपस्वी राजाने किया ॥ १५ ॥ चूडाकरण होनेपर वे दोनों बालक राजाका मन हरण करते क्रीडा करते

विजहारसपत्नीभ्यांगृहेपूपवनेषुच ॥ क्रीडागिरौदीर्घिकासुसौधेषुविविधेषुच ॥ १० ॥ मनोरमाशुभेकालेसुषुवेपुत्रमुत्तमम् ॥ सुदर्शनाभिधंपुत्रंराजलक्षणसंयुतम् ॥ ११ ॥ लीलावत्यपितत्पत्नीमासेनैकेनभामिनी ॥ सुषुवेसुन्दरंपुत्रंशुभपक्षेदिनेतथा ॥ १२ ॥ चकारनृपतिस्तत्रजातकर्मादिकंद्वयोः ॥ ददौदानानिविप्रेभ्यःपुत्रजन्मप्रमोदितः ॥ १३ ॥ प्रीतिंतयोःसमांराजाचकारसुतयोर्नृप ॥ नृपश्चकारसौहार्देह्यंतरंनकदाचन ॥ १४ ॥ चूडाकर्मतयोश्चक्रेविधिनानृपसत्तमः ॥ यथाविभवमेवासौप्रीतियुक्तःपरंतपः ॥१५॥ कृतचूडौसुतौकामंजह्रतुर्नृपतेर्मनः॥क्रीडमानावुभौकांतौलोकानामनुरंजकौ॥१६॥तयोःसुदर्शनोज्येष्ठोलीलावत्याःसुतःशुभः॥शत्रुजित्संज्ञकःकामंचाटुवाक्योबभूवह ॥ ॥१७॥ नृपतेःप्रीतिजनकोमंजुवाक्चारुदर्शनः ॥ प्रजानांवल्लभःसोऽभूत्तथामंत्रिजनस्यवै॥१८॥यथातस्मिन्नृपःप्रीतिंचकारगुणयोगतः॥ मंदभाग्यान्मंदभावोनतथावैसुदर्शने ॥१९॥ एवंगच्छतिकालेतुध्रुवसंधिर्नृपोत्तमः ॥ जगामवनमध्येऽसौमृगयाभिरतःसदा॥२०॥निघ्नन्मृगान्रुरून्कंबून्सूकरान्गवयाञ्छशान् ॥ महिषाञ्छरभान्खड्गांश्चिक्रीडन्नृपतिर्वने ॥ २१ ॥ क्रीडमानेनृपेतत्रवनेघोरेऽतिदारुणे ॥ उदतिष्ठन्निकुंजात्तुसिंहःपरमकोपनः ॥ २२ ॥

लोकोंका मन हरण करते थे ॥ १६ ॥ उसमें लीलावतीका पुत्र सुदर्शन ज्येष्ठ था, और दूसरा शत्रुजित् अतिचतुराईके वचन बोलनेवाला था ॥ १७ ॥ यह मंजुभाषी सुन्दर दर्शनीय राजाका अतिप्रीतिपात्र था और प्रजा तथा मंत्रियोंकाभी प्रिय हुआ ॥ १८ ॥ गुणयोगसे राजाभी शत्रुजित्में अधिक प्रीति रखता था और मन्दभाग्यताके कारण सुदर्शनमें वैसा प्यार नहीं था ॥ १९ ॥ इस प्रकार कुछ समय बीतनेसे ध्रुवसंधि मृगया खेलनेको वनमे गया ॥ २० ॥ और मृग रुरु कम्बु शूकर गवय शश महिष शरभ खड्गादि पशुओंको मारता राजा वनमे क्रीडा करनेलगा ॥ २१ ॥ जब राजा उस घोर दारुणवनमें क्रीडा करता था, उस समय निकुंजसे एक परमकोप

वान् सिंह प्रगटहुआ और आगे राजाको स्थित देखकर मेघकी समान शब्दकिया॥ २२॥ २३॥ लांगूलको ऊपर उठाये बालोंको फैलाये गलेके बालोंको फुलाये राजाके
मारनेको आकाशसे कूदा ॥ २४ ॥ राजाने यह देख बडे वेगसे खड्ग हाथमें लिया और बायें हाथमें चर्म लेकर सिंहकी समान स्थित हुआ॥ २५ ॥ और उसके
सेवकभी पृथक्२ क्रोधकर सिंहके ऊपर बाणप्रहार करनेलगे॥ २६॥ उससमय महाहाहाकार होनेलगा कारण कि उसका दारुण प्रहारथा; तब वह कठिन सिंह राजाके
ऊपर कूदा॥ २७॥ उसको आता हुआ देखकर राजाने खड्ग प्रहार किया उसनेभी अपने क्रूरनखोंके अग्रभागसे आकर राजाको विदीर्ण करदिया॥ २८॥ नखोसेआहत हो
कर राजा गिरकर मरगया, और सैनिक शब्दकरते उसे बाणोंसे मारनेलगे ॥ २९॥ सिंहभी वहीं मृतहुआ, और राजाभी वहीं मृतहोगया तब सैनिकोंने मुख्यमंत्रियोंसे

राज्ञाशिलीमुखेनादौविद्धःक्रोधवशगतः ॥ दृष्ट्वाऽग्रेनृपतिंसिंहोननादमेघनिःस्वनः ॥ २३ ॥ कृत्वाचोर्ध्वंसलांगूलंप्रसारितबृहत्सटः ॥
हंतुंनृपतिमाकाशादुत्पपाततिकोपनः ॥ २४ ॥ नृपतिस्तरसावीक्ष्यदधारासिंकरेतदा ॥ वामेचर्मसमादायस्थितःसिंहइवापरः ॥ २५ ॥
सेवकास्तस्ययेसर्वेतेऽपिबाणान्पृथक्पृथक् ॥ अमुंचन्कुपिताःकामंसिंहोपरिरुषान्विताः ॥ २६ ॥ हाहाकारोमहानासीत्संप्रहारश्चदारुणः॥
उत्पपात ततःसिंहोनृपस्योपरिदारुणः ॥ २७ ॥ तंपतंतंसमालोक्यखड्गेनाभ्यहनन्नृपः ॥ सोऽपिक्रूरैर्नखाग्रैश्चतत्राऽऽगत्यविदारितः ॥२८॥
सनखैराहतोराजापपातचममारवै ॥ चुक्रुशुःसैनिकास्तेतुनिजघ्नुर्विशिखैस्तदा ॥ २९ ॥ मृतःसिंहोऽपितत्रैवभूपतिश्चतथामृतः ॥ सैनिकैर्मं
त्रिमुख्याश्चतत्राऽऽगत्यनिवेदिताः ॥ ३० ॥ परलोकगतंभूपंश्रुत्वातेमंत्रिसत्तमाः ॥ संस्कारंकारयामासुर्गत्वातत्रवनांतिके ॥ ३१ ॥ परलोक
क्रियांसर्वांवसिष्ठोविधिपूर्वकम् ॥ कारयामासतत्रैवंपरलोकसुखावहम् ॥ ३२ ॥ प्रजाःप्रकृतयश्चैववसिष्ठश्चमहामुनिः ॥ सुदर्शनंनृपंकर्तुंमंत्रं
चक्रुःपरस्परम् ॥३३॥ धर्मपत्नीसुतःशांतःपुरुषश्चसुलक्षणः ॥ अयंनृपासनार्हश्चह्यब्रुवन्मंत्रिसत्तमाः ॥३४॥ वसिष्ठोऽपितथैवाऽऽहयोग्योऽयंनृ
पतेःसुतः॥बालोऽपिधर्मवान्राजानृपासनमिहार्हति॥३५॥कृतेमंत्रेमंत्रिवृद्धैर्युधाजिन्नामपार्थिवः॥ तत्राऽऽजगामतरसाश्रुत्वातूज्जयिनीपतिः॥३६॥

आकर यह निवेदन करदिया ॥ ३०॥ वे मंत्रिश्रेष्ठ राजाको परलोकगामीहुआ सुनकर वनमे जाकर राजाका संस्कारकरातेहुए॥ ३१॥ और वसिष्ठजीने विधिपूर्वक
उसको सुखदायक परलोककी क्रिया वहां कराई ॥ ३२॥ प्रजा और प्रकृति तथा महामुनि वसिष्ठजी सुदर्शनको राजा बनानेके निमित्त परस्पर सम्मति करनेलगे
॥ ३३॥ यह धर्मपत्नीका पुत्र शान्त पुरुष सुलक्षण है और राज्यासनके योग्यभीहै, ऐसा मंत्रिश्रेष्ठ कहनेलगे ॥ ३४ ॥ और यही वार्ता वसिष्ठजीनेभी कहीकि, यह
बालक धर्मवान् राज्यआसनके योग्य है॥ ३५॥ जब मंत्रियोंने ऐसा कहा तब उसी समय उज्जयनीका राजा युधाजित् नाम वहाँ आनकर प्राप्त हुआ ॥ ३६ ॥

अपने भवनमें क्रीडा करनेलगे ॥२७॥ एक समय भगवान् विष्णु वैकुण्ठमें स्थित थे, उस समय सुधासागरमे मणिद्वीपका स्मरण किया ॥ २८ ॥ जहां महामाया को देखकर मंत्र प्राप्त किया था, जिसकी महिमासे स्त्रीभाव प्राप्त हुआ था, उस परमशक्तिका स्मरण करके ॥ २९ ॥ रमापतिने अम्बायज्ञ करनेकी इच्छा की, उस समय उस भुवनसे उतरकर शंकरको बुलाय ॥ ३० ॥ ब्रह्मा, वरुण, शक्र, कुबेर, पावक, यम, वसिष्ठ, कश्यप, दक्ष, वामदेव, बृहस्पति ॥ ३१ ॥ इनसबने यज्ञके निमित्त बडा संभार कल्पना किया, जो महाऐश्वर्यसे संयुक्त सात्विक और अतिमनोहर था ॥ ३२ ॥ कारीगरोसे बडा विस्तृत मण्डप कराया और सत्ताईस बडे सुव्रत ऋत्विजोका वरण किया ॥ ३३ ॥ चिति करके वेदीका विस्तार किया और देवीके बीजसहित ब्राह्मण मंत्र जपने लगे ॥ ३४ ॥ और विधिपूर्वक हवि

एकस्मिन्समये।विष्णुर्वैकुंठेसंस्थितःपुरा ॥ सुधासिंधुस्थितंद्वीपंसस्मारमणिमंडितम् ॥ २८ ॥ यत्रदृष्ट्वामहामायांमंत्रश्चासादितःशुभः ॥ स्मृत्वातांपरमांशक्तिंस्त्रीभावंगमितोयया ॥ २९॥ यज्ञंकर्तुमनश्चक्रेअंबिकायारमापतिः ॥ उत्तीर्यभुवनात्तस्मात्समाहूयमहेश्वरम् ॥३०॥ ब्रह्माणंवरुणंशक्रंकुबेरंपावकंयमम् ॥ वसिष्ठंकश्यपंदक्षंवामदेवंबृहस्पतिम् ॥३१॥ संभारंकल्पयामासयज्ञार्थंचातिविस्तरम् ॥ महाविभवसंयुक्तंसात्त्विकंचमनोहरम् ॥ ३२॥ मंडपंविततंतत्रकारयामासशिल्पिभिः ॥ ऋत्विजोवरयामाससप्तविंशतिसुव्रतान् ॥ ३३ ॥ चितिंचकारयामासवेदीश्चैवसुविस्तराः ॥ प्रजेपुर्ब्राह्मणामंत्रान्देव्याबीजसमन्वितान् ॥ ३४ ॥ जुहुवुस्तेहविःकामंविधिवत्परिकल्पिते ॥ कृतेतुवितते होमेवागुवाचाशरीरिणी ॥ ३५ ॥ विष्णुंतदासमाभाष्यसुस्वरामधुराक्षरा ॥ विष्णोत्वंभवदेवानांहरेश्रेष्ठतमःसदा ॥ ३६ ॥ मान्यश्चपूजनीयश्चसमर्थश्चसुरेष्वपि ॥ सर्वेत्वामर्चयिष्यंतिब्रह्माद्याश्चसवासवाः ॥ ३७ ॥ प्रभविष्यंतिभोभक्त्यामानवाभुविसर्वतः ॥ वरदस्त्वंचसर्वेषांभवितामानवेषुवै ॥ ३८ ॥ कामदःसर्वदेवानांपरमःपरमेश्वरः ॥ सर्वयज्ञेषुमुख्यस्त्वंपूज्यःसर्वैश्चयाज्ञिकैः ॥ ३९ ॥ त्वांजनाःपूजयिष्यंतिवरदस्त्वंभविष्यसि ॥ श्रयिष्यंतिचदेवास्त्वांदानवैरतिपीडिताः ॥ ४० ॥ शरणस्त्वंचसर्वेषांभवितापुरुषोत्तम ॥ पुराणेषुचसर्वेषुवेदेषुविततेषुच ॥४१॥

कल्पना करनेलगे और उस समय हवनके विस्तार होनेसे अशरीरिणी वाणी प्रगट हुई ॥३५॥और अच्छे स्वरसे विष्णुके प्रति वह वाणी बोली हे विष्णु ! तुम सर्व देवताओमे श्रेष्ठ हो ॥ ३६ ॥ सब देवताओंमें मान्य और पूजनीय होगे. और ब्रह्मा तथा इन्द्रादिक सब तुम्हारी पूजा करैंगे ॥ ३७ ॥ जो मनुष्य हैं वे सब तुम्हारी प्रीति करेंगे. और तुम सब मनुष्योमे वरदायी होगे ॥ ३८ ॥ तुम सब देवताओके कामद परम ईश्वर होगे, तुम सब यज्ञोमे मुख्य और सब याज्ञिकोसे पूजनीय होगे ॥ ३९ ॥ तुमको सब प्राणी अर्चन करेंगे सबके वरदाता तुम होगे और दानवोंसे पीडित हो देवता तुम्हारा आश्रय करेंगे ॥ ४० ॥ हे पुरुषोत्तम ! तुम सबके शरणदाता होगे. सब पुराण और विस्तृत यज्ञोमे ॥ ४१ ॥

तुम्ही पूजनीय होगे और तुम्हारी कीर्तिका विस्तार होगा. और जब २ भूमिमे धर्मकी ग्लानि होगी ॥ ४२ ॥ तब तब अंशसे अवतार लेकर तुमको धर्मकी रक्षा करनी चाहिये, पृथ्वीमें तुम्हारे अनेक अवतार होंगे ॥ ४३ ॥ वे तुम्हारे अवतार महात्माओंको माननीय होंगे, हे माधव ! अनेक अवतार और सबयोनियोंमे ॥ ४४ ॥ हे मधुसूदन ! तुम सब लोकमें विख्यात होगे और सब अवतारोंमे शक्ति तुम्हारी सहचारिणी होगी ॥ ४५ ॥ और वह मेरे अंशसे होकर सब कार्य सिद्ध करेगी. वह वाराही नारसिंही अनेक भेदवाली होगी ॥ ४६ ॥ जो अनेक आयुध लिये शुभाकारवाली सब आभरणोंसे मण्डित होंगी, हे माधव ! उनसे युक्त होकर देवकार्योंको ॥ ४७ ॥ मेरेदिये वरदानसे सिद्ध करोगे. और उन शक्तियोंका गर्वके लेशसेभी निरादर न करना ॥ ४८॥ यत्नसे उनका पूजन और

त्वंवैपूज्यतमःकामंकीर्तिस्तवभविष्यति ॥ यदायदाहिधर्मस्यग्लानिर्भवतिभूतले ॥ ४२ ॥ तदांऽशेनावतीर्याशुकर्तव्यंधर्मरक्षणम् ॥ अवताराःसुविख्याताःपृथिव्यांतवभागशः ॥ ४३ ॥ भविष्यंतिधरायांवैमाननीयामहात्मनाम् ॥ अवतारेषुसर्वेषुनानायोनिषुमाधव ॥ ४४ ॥ विख्यातःसर्वलोकेषुभवितामधुसूदन ॥ अवतारेषुसर्वेषुशक्तिस्तेसहचारिणी ॥ ४५ ॥ भविष्यतिममांशेनसर्वकार्यप्रसाधिनी ॥ वाराहीनारसिंहीचनानाभेदैरनेकधा ॥ ४६ ॥ नानायुधाःशुभाकाराःसर्वाभरणमंडिताः ॥ ताभिर्युक्तःसदाविष्णोसुरकार्याणिमाधव ॥ ४७ ॥ साधयिष्यसितत्सर्वंमद्दत्तवरदानतः ॥ तास्त्वयानावमंतव्याःसर्वदागर्वलेशतः ॥४८॥ पूजनीयाःप्रयत्नेनमाननीयाश्चसर्वथा॥ नूनंताभारतेखंडेशक्तयःसर्वकामदाः ॥४९॥ भविष्यंतिमनुष्याणांपूजिताःप्रतिमासुच ॥ तासांतवचदेवेशकीर्तिःस्यादखिलेष्वपि॥५०॥द्वीपेषुसप्तस्वपिचविख्याताभुविमंडले॥ ताश्चत्वांवैमहाभागमानवाभुविमंडले॥५१॥अर्चयिष्यंतिवांछार्थसकामाःसततंहरे॥अर्चासुचोपहारैश्चनानाभावसमन्विताः ॥ ५२ ॥ पूजयिष्यंतिवेदोक्तैर्मंत्रैर्नामजपैस्तथा ॥महिमातवभूर्लोकेस्वर्गेचमधुसूदन॥५३॥ पूजनाद्देवदेवेशवृद्धिमेष्यतिमानवैः॥व्यासउवाच॥ इतिदत्त्वावरान्वाणीविररामखसंभवा ॥ ५४ ॥ भगवानपिप्रीतात्माह्यभवच्छ्रवणादिव ॥ समाप्यविधिवद्यज्ञंभगवान्हरिरीश्वरः ॥ ५५ ॥

मान करना; भारतखण्डमे वे शक्तियें काम देनेवाली हैं॥ ४९ ॥प्रतिमाओमें पूजितहोकर मनुष्योंके मनोरथकी पूर्ति करेंगी. हे देवेश ! उनसे तुम्हारी बड़ी कीर्ति होगी ॥५०॥तुम सात द्वीप और भूमण्डलमें विख्यात होगे. हे महाभाग ! भूमिमण्डलमे मनुष्य तुमको और उन शक्तियोंको॥ ५१॥ अपनी वांछासिद्धिके निमित्त पूजन करेंगे अनेकभाव और उपहारसे पूजा होगी॥ ५२॥तथा वेदोक्तमंत्रोंसे नाम जपेंगे. हे मधुसूदन ! भूर्लोक और स्वर्गलोकमें॥ ५३॥तुम्हारे पूजनसे वृद्धि होगी. व्यासजी बोले यह कहकर वह वाणी विरामको प्राप्त हुई जो यज्ञसे प्रगट थी ॥५४॥ और विश्वात्मा भगवान् भी सुनकर प्रसन्न हुए, इस प्रकार भगवान् यज्ञको समाप्त करके ॥ ५५ ॥

उन ब्रह्मपुत्र और मुनियोंको बिदा करके अनुचरोंके सहित भगवान् गये ॥ ५६ ॥ औरभी सब देवता अपने२स्थानोंको गये और सब मुनि विस्मित होकर परस्पर वार्ता करनेलगे॥५७॥और प्रसन्न होकर अपने २ पवित्र स्थानोंको गये ॥५८॥ कानोंको मनोहर आकाशवाणी सुनकर सबका भगवतीके विषयमें प्रेम हुआ और सब ब्राह्मण मुनिगणोसहित पूजन करनेलगे. हे मुनींद्रो ! उस मूलप्रकृतिकी आराधना अवश्यही सब कामना देनेवाली है ॥ ५९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे तृतीयस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ जनमेजय बोले मैंने यह विष्णुजीका यज्ञ विस्तारसे सुना. अब भगवतीकी महिमा विस्तारपूर्वक

विसर्जयित्वातान्देवान्ब्रह्मपुत्रान्मुनीनथ ॥ जगामानुचरैःसार्धंवैकुंठंगरुडध्वजः ॥ ५६ ॥ स्वानिस्वानिचधिष्ण्यानिपुनःसर्वेसुरास्ततः ॥ मुनयोविस्मितावार्ताकुर्वंतस्तेपरस्परम् ॥ ५७ ॥ ययुःप्रमुदिताःकामंस्वाश्रमान्पावनानथ ॥ ५८ ॥ श्रुत्वावाणींपरमविशदांव्योमजांश्रोत्ररम्यांसर्वेषांवैप्रकृतिविषयेभक्तिभावश्चजातः ॥ चक्रुःसर्वेद्विजमुनिगणाःपूजनंभक्तियुक्तास्तस्याःकामंनिखिलफलदंचागमोक्तंमुनींद्राः ॥५९॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे तृतीयस्कंधे त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ जनमेजयउवाच ॥ श्रुतोवैहरिणाक्लृप्तोयज्ञोविस्तरतोद्विज ॥ महिमानंतथांऽबायावदविस्तरतोमम ॥ १ ॥ श्रुत्वादेव्याश्चरित्रंवैकुर्वेमखमनुत्तमम् ॥ प्रसादात्तवविप्रेंद्रभविष्यामिचपावनः ॥२॥ व्यासउवाच॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिदेव्याश्चरितमुत्तमम् ॥ इतिहासपुराणंचकथयामिसुविस्तरम् ॥ ३ ॥ कोसलेषुनृपश्रेष्ठःसूर्यवंशसमुद्भवः ॥ पुष्पपुत्रोमहातेजाध्रुवसंधिरितिस्मृतः ॥ ४ ॥ धर्मात्मासत्यसंधश्चवर्णाश्रमहितेरतः ॥ अयोध्यायांसमृद्धायांराज्यंचक्रेशुचिव्रतः ॥५॥ ब्राह्मणाःक्षत्रियावैश्याःशुद्राश्चान्येतथाद्विजाः ॥ स्वांस्वांवृत्तिसमास्थायतद्राज्येधर्मतोऽभवन् ॥ ६ ॥ नचौरापिशुनाधूर्तास्तस्यराज्येचकुत्रचित् ॥ दंभाःकृतघ्नामूर्खाश्चवसंतिकिलमानवाः ॥ ७ ॥ एवंवैवर्तमानस्यनृपस्यकुरुसत्तम ॥ द्वेपत्न्यौरूपसंपन्नेह्यास्तांकामभोगदे ॥ ८ ॥ मनोरमाधर्मपत्नीसुरूपाऽतिविचक्षणा ॥ लीलावतीद्वितीयाचसाऽपिरूपगुणान्विता ॥ ९ ॥

मुझसे कहिये ॥ १ ॥ देवीका चरित्र सुनकर उत्तम यज्ञ करूंगा, हे विप्रेन्द ! तुम्हारे प्रसादसे मैं पवित्र होजाऊंगा ॥ २ ॥ व्यासजी बोले सुनो राजन् ! मैं उत्तम देवीका चारित्र कहता हूं. और विस्तारपूर्वक पुरानी गाथा कहता हूं ॥ ३ ॥ सूर्यवंशमे श्रेष्ठ एक राजा कोशल देशमे था वह महातेजस्वी पुष्पका पुत्र ध्रुवसन्धि था ॥ ४ ॥ वह धर्मात्मा सत्यसंध वर्णाश्रमके हितमें रत था, और समृद्ध अयोध्यामे राज्य करता था ॥ ५ ॥ ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र तथा दूसरे ब्राह्मण अपनी २ वृत्तिमे स्थित राज्यमें निवास करते थे ॥ ६ ॥ उसके राज्यमे चोर चुगलखोर धूर्त पाखण्डी कृतघ्नी और मूर्ख निवास नहीं करते थे ॥ ७ ॥ हे राजन् ! इस प्रकार उसके वर्तमान होनेमे कामभोगकी देनेवाली उसके दो पत्नी थीं ॥ ८ ॥ एकका नाम मनोरमा धर्मपत्नी वह बड़ी रूपवती और चतुर थी. और दूसरी रूप

भा॰
३ ॥

गुणसम्पन्न लीलावती थी ॥ ९ ॥ गृहोंके वनों उपवनोंमें वह राजा अपनी पत्नियोंसहित विहार करता था. क्रीडापर्वत बावडी और महलोंमें विचरता था ॥ १० ॥ मनोरमाके सुसमयमें पुत्र उत्पन्न हुआ. इसका नाम सुदर्शन था, यह राजलक्षणसे संयुक्त था ॥ ११ ॥ उसकी दूसरी पत्नी लीलावतीनेभी एकही महीनेमें सुन्दर पक्ष और सुन्दर दिनमें पुत्र उत्पन्न किया ॥ १२ ॥ राजाने दोनोंके जातकर्मादि संस्कार किये और पुत्रजन्मसे प्रसन्न हो दोनोंके कल्याणनिमित्त ब्राह्मणोंको दान दिया ॥ १३ ॥ राजा उन दोनों पुत्रोंमें समान प्रीति करते थे और कभी उनके सौहार्दमें अन्तर न किया ॥ १४॥ और विधिपूर्वक राजाने समयपर उनका चूडा कर्म किया, जैसा राजाका ऐश्वर्य था उसी प्रकार परमतपस्वी राजाने किया ॥ १५ ॥ चूडाकरण होनेपर वे दोनों बालक राजाका मन हरण करते क्रीडा करते

विजहारसपत्नीभ्यांगृहेपूपवनेषुच ॥ क्रीडागिरौदीर्घिकासुसौधेषुविविधेषुच ॥ १० ॥ मनोरमाशुभेकालेसुषुवेपुत्रमुत्तमम् ॥ सुदर्शनाभिधंपुत्रंराजलक्षणसंयुतम् ॥ ११ ॥ लीलावत्यपितत्पत्नीमासेनैकेनभामिनी ॥ सुषुवेसुन्दरंपुत्रंशुभेपक्षेदिनेतथा ॥ १२ ॥ चकारनृपतिस्तत्रजातकर्मादिकंद्वयोः ॥ ददौदानानिविप्रेभ्यःपुत्रजन्मप्रमोदितः ॥ १३ ॥ प्रीतिंतयोःसमांराजाचकारसुतयोर्नृप ॥ नृपश्चकारसौहार्देव्वंतरंनकदाचन ॥ १४ ॥ चूडाकर्मतयोश्चक्रेविधिनानृपसत्तमः ॥ यथाविभवमेवासौप्रीतियुक्तःपरंतपः ॥१५॥ कृतचूडौसुतौकामंजह्रतुर्नृपतेर्मनः॥क्रीडमानावुभौकांतौलोकानामनुरंजकौ॥१६॥तयोःसुदर्शनोज्येष्ठोलीलावत्याःसुतःशुभः॥शत्रुजित्संज्ञकःकामंचाटुवाक्योबभूवह ॥ ॥१७॥ नृपतेःप्रीतिजनकोमंजुवाक्चारुदर्शनः ॥ प्रजानांवल्लभःसोऽभूत्तथामंत्रिजनस्यवै॥१८॥यथातस्मिन्नृपःप्रीतिंचकारगुणयोगतः॥ मंदभाग्यान्मंदभावोनतथावैसुदर्शने ॥१९॥ एवंगच्छतिकालेतुध्रुवसंधिर्नृपोत्तमः ॥ जगामवनमध्येऽसौमृगयाभिरतःसदा॥२०॥निघ्नन्मृगान्रुरून्कंबून्सूकरान्गवयाञ्छशान् ॥ महिषाञ्छरभान्खड्गांश्चिक्रीडनृपतिर्वने ॥ २१ ॥ क्रीडमानेनृपेतत्रवनेघोरेऽतिदारुणे ॥ उदतिष्ठन्निकुंजात्तुसिंहःपरमकोपनः ॥ २२ ॥

लोकोंका मन हरण करते थे ॥ १६ ॥ उसमें लीलावतीका पुत्र सुदर्शन ज्येष्ठ था, और दूसरा शत्रुजित् अतिचतुराईके वचन बोलनेवाला था ॥१७॥ यह मंजुभाषी सुन्दर दर्शनीय राजाका अतिप्रीतिपात्र था और प्रजा तथा मंत्रियोंकाभी प्रिय हुआ॥ १८॥गुणयोगसे राजाभी शत्रुजित्में अधिक प्रीति रखता था और मन्दभाग्यताके कारण सुदर्शनमें वैसा प्यार नहीं था ॥१९॥ इस प्रकार कुछ समय बीतनेसे ध्रुवसंधि मृगया खेलनेको वनमें गया ॥२०॥ और मृग रुरु कम्बु शूकर गवय शश महिष शरभ खड्गादि पशुओंको मारता राजा वनमें क्रीडा करनेलगा ॥२१॥ जब राजा उस घोर दारुणवनमें क्रीडा करता था,उस समय निकुंजसे एक परमकोप

विवाही गई, उनसे अनेक देवता और दैत्य उत्पन्न हुए ॥ १३ ॥ तब यह बडे विस्तारमें कश्यपकी सृष्टि चली; जो मनुष्य पशु सर्पादिके भेदसे अनेकप्रकारकी हुई ॥ १४ ॥ ब्रह्माके अर्ध देहसे स्वायंभुव मनु हुए और वाईं ओरसे शतरूपा नारी हुई ॥ १५ ॥ उसके दो पुत्र प्रियव्रत और उत्तानपाद हुए और तीन कन्या बहुत सुन्दर हुई ॥ १६ ॥ इसप्रकार भगवान् ब्रह्मा सृष्टि उत्पन्न करके मेरुके शृंगपर अपना स्थान करते हुए ॥ १७ ॥ और भगवान् विष्णु वैकुण्ठमे रमण करते हुए, जो क्रीडास्थान मनोहर और सबलोकोंके ऊपर विख्यातहै॥ १८ ॥और शिवने परमस्थान कैलास बनाया, और भूतगणोंको प्राप्त होकर यथेच्छ विहार करने लगे ॥ १९॥ स्वर्ग अर्थात् त्रिविष्टप मेरुके शिखरपर कल्पना किया, वह सुरेन्द्रका स्थान अनेक रत्नोंसे शोभायमान था ॥२०॥ समुद्रके मथनसे वृक्षश्रेष्ठ

ततस्तुकाश्यपीसृष्टिःप्रवृत्ताचातिविस्तरा ॥ मनुष्यपशुसर्पादिजातिभेदैरनेकधा ॥ १४ ॥ ब्रह्मणश्चार्धदेहात्तुमनुःस्वायंभुवोऽभवत् ॥ शतरूपातथानारीसंजातावामभागतः ॥ १५ ॥ प्रियव्रतोत्तानपादौसुतौतस्याबभूवतुः ॥ तिस्रःकन्यावरारोहाह्यभवन्नतिसुंदराः ॥ १६ ॥ एवंसृष्टिंसमुत्पाद्यभगवान्कमलोद्भवः ॥ चकारब्रह्मलोकंचमेरुशृंगेमनोहरम् ॥ १७ ॥ वैकुंठंभगवान्विष्णूरमारमणमुत्तमम् ॥ क्रीडास्थानंसुरम्यंचसर्वलोकोपरिस्थितम् ॥ १८ ॥ शिवोऽपिपरमंस्थानंकैलासाख्यंचकारह ॥ समासाद्यभूतगणंविजहारयथारुचि ॥ १९ ॥ स्वर्गस्त्रिविष्टपोमेरुशिखरोपरिकल्पितः ॥ तच्चस्थानंसुरेंद्रस्यनानारत्नविराजितम् ॥ २० ॥ समुद्रमथनात्प्राप्तःपारिजातस्तरूत्तमः ॥ चतुर्दंतस्तथानागः कामधेनुश्चकामदा ॥ २१ ॥ उच्चैःश्रवास्तथाऽश्वोवैरंभाद्यप्सरसस्तथा ॥ इंद्रेणोपात्तमखिलंजातंवैस्वर्गभूषणम् ॥ २२ ॥ धन्वंतरिश्चंद्रमाश्चसागराच्चसमुद्भवौ ॥ स्वर्गेस्थितौविराजेतेदेवौबहुगणैर्वृतौ ॥ २३ ॥ एवंसृष्टिःसमुत्पन्नात्रिविधानृपसत्तम ॥ देवतिर्यङ्मनुष्यादिभेदैर्विविधकल्पिता ॥२४॥ अंडजाःस्वेदजाश्चैवचोद्भिज्जाश्चजरायुजाः ॥ चतुर्भेदैःसमुत्पन्नाजीवाःकर्मयुताःकिल ॥२५॥ एवंसृष्टिसमासाद्यब्रह्माविष्णुमहेश्वराः ॥ विहारंस्वेषुस्थानेषुचक्रुःसर्वेयथेप्सितम् ॥२६॥ एवंप्रवर्तितेसर्गेभगवान्प्रभुरच्युतः ॥ महालक्ष्म्यासमंतत्रचिक्रीडभुवनेस्वके ॥२७॥

पारिजात प्राप्त हुआ. चतुर्दन्त नाग और कामदा कामधेनु प्राप्तहुई ॥२१॥ उच्चैःश्रवा घोडा और रंभादिक अप्सरा यह स्वर्गभूषण सब इन्द्रको प्राप्तहुआ॥ २२॥ धन्वन्तरि, चन्द्रमा येभी समुद्रसे प्रगटहुए, ये सब स्वर्गमे स्थितहो देवताओंके मध्यमें विराजमान हुए ॥ २३ ॥ हे राजन् ! इसप्रकारसे यह तीनप्रकारकी सृष्टि उत्पन्न हुई है, देवता तिर्यङ् और मनुष्य इसका भेद कल्पित है ॥२४ ॥ अडज, स्वेदज, उद्भिज्ज, जरायुज यह चारप्रकारसे कर्मके अनुसार जीवहुए हैं॥ २५॥ ब्रह्मा विष्णु महेश्वर इसप्रकार सृष्टिकरके अपने २ विहारस्थानोंको श्रेष्ठ करतेहुए ॥ २६ ॥ इसप्रकार सृष्टिके प्रवृत्त होनेमे अच्युत भगवान् महालक्ष्मीके सहित

राजाने कहा हे व्यासजी ! भगवान् विष्णुने प्रथम किस प्रकारसे यज्ञ किया था ? जो विष्णु जगत्के कारण और जयशीलहैं॥ १ ॥उसमें कौन सहाय?कौन ब्राह्मण और वेदज्ञ ऋत्विजथे ? सो आप मुझसे कहिये॥ २ ॥फिर मैं विधिदृष्ट कर्मसे यज्ञ करूंगा, परन्तु पहले विष्णुने भगवतीका याग किस प्रकार किया ?सो सुनाइये ॥ ३ ॥ व्यासजी बोले हे महाभाग ! राजन् ! इस परमअद्भुत कथाको विस्तारसे सुनो जैसे भगवान् विष्णुने विधिपूर्वक यज्ञकिया॥ ४ ॥ जब तीन शक्ति देकर देवीने उन तीनोंको बिदा किया और वह तीनों पुरुषत्वको प्राप्तहुए विमानपर स्थितहुए ॥५॥ और घोर महार्णवमें प्राप्तहुए और धराको उत्पादन कर निवासके स्थान किये॥

राजोवाच ॥ हरिणातुकथंयज्ञःकृतःपूर्वंपितामह ॥ जगत्कारणरूपेणविष्णुनाप्रभविष्णुना ॥ १ ॥ केसहायास्तुतत्राऽऽसन्ब्राह्मणाःकेमहामते॥
ऋत्विजोवेदतत्त्वज्ञास्तन्मेब्रूहिपरंतप ॥ २ ॥ पश्चात्करोम्यहंयज्ञंविधिदृष्टेनकर्मणा ॥ श्रुत्वाविष्णुकृतंयागमंबिकायाःसमाहितः ॥ ३ ॥
व्यासउवाच ॥ राजञ्छृणुमहाभागविस्तरंपरमाद्भुतम् ॥ यथाभगवतायज्ञःकृतश्चविधिपूर्वकः ॥ ४ ॥ विसर्जितायदादेव्यादत्त्वाशक्तीश्चतास्त्र
यः ॥ काजेशाःपुरुषाजाताविमानवरमास्थिताः ॥ ५ ॥ प्राप्तामहार्णवंघोरंत्रयस्तेविबुधोत्तमाः ॥ चक्रुःस्थानानिवासार्थसमुत्पाद्यधरांस्थि
ताः ॥ ६ ॥ आधारशक्तिरचलामुक्तादेव्यास्वयंततः ॥ तदाधारास्थिताजाताधरामेदःसमन्विता ॥ ७ ॥ मधुकैटभयोर्मेदःसंयोगान्मेदिनी
स्मृता ॥ धारणाच्चधराप्रोक्तापृथ्वीविस्तारयोगतः ॥ ८ ॥ महीचापिमहीयस्त्वाद्धृतासाशेषमस्तके ॥ गिरयश्चकृताःसर्वेधारणार्थंप्रविस्त
राः ॥ ९ ॥ लोहकीलंयथाकाष्ठेतथातेगिरयःकृताः ॥ महीधरामहाराजप्रोच्यंतेविबुधैर्जनैः ॥ १० ॥ जातरूपमयोमेरुर्बहुयोजनविस्तरः ॥
कृतोमणिमयैःशृंगैःशोभितःपरमाद्भुतः ॥ ११ ॥ मरीचिर्नारदोऽत्रिश्चपुलस्त्यःपुलहःक्रतुः ॥ दक्षोवसिष्ठइत्येतेब्रह्मणःप्रथिताःसुताः ॥१२॥
मरीचेःकश्यपोजातोदक्षकन्यास्त्रयोदश ॥ ताभ्योदेवाश्चदैत्याश्चसमुत्पन्नाह्यनेकशः ॥ १३ ॥

॥ ६ ॥ और जब देवीने स्वयं आधारशक्ति दी तो वह मेदयुक्त धरा अचल होगई ॥७॥ मधुकैटभके मेदसंयोगसे यह मेदिनी कहातीहै, धारणसे धरा और विस्तारसे पृथ्वी हुई ॥ ८ ॥ अधिक होनेसे मही कहाई, शेषके मस्तकपर उद्धार कर रखी गई और धारणके निमित्त विस्तारपूर्वक पर्वत स्थापित किये॥९॥ जैसे काष्ठमें लोहकी कील लगाईजाती है, इसप्रकार वे पर्वतहैं हे महाराज ! ऐसा जानो ॥ १० ॥ बहुत योजनके विस्तारमें सुमेरुपर्वत सोनेका है, जो मणिमय शृंगसे शोभायमान परम अद्भुतहैं ॥११॥ मरीचि, नारद, अत्रि, पुलह, पुलस्त्य, क्रतु, दक्ष और वसिष्ठ ये ब्रह्माके पुत्रहैं ॥ १२॥ मरीचिसे कश्यपजी हुए, उनको दक्षकी कन्या

आपने दुरात्मा तक्षकका वैर निकाला जिसके कारण आपने अनेक सर्पोंका नाश किया॥६४॥सो अब तुम विधिपूर्वक देवीयज्ञ करो हे राजन्! जैसा सृष्टिकी आदिमें विष्णुनेभी यज्ञ किया था॥६५॥हे राजन्! ऐसाही आप करो. मैं तुमसे विधि कहता हूं. हे राजन्! विधिके जाननेवाले वेदविद् ब्राह्मण हैं॥६६॥जो देवी बीजके विधान जाननेवाले मंत्रमार्गमें चतुर हों वे यज्ञ करानेवाले हैं और तुम यजन करो॥६७॥विधिपूर्वक यज्ञ करके उसका पुण्य पिताको अर्पण कर हे महाराज! दुर्गतिको प्राप्त हुए पिताका उद्धार करो ॥ ६८ ॥ ब्राह्मणके तिरस्कारका पाप बड़ा दुर्घट और नरकका देनेवाला है. हे पापरहित! इसी प्रकार तुम्हारे पिताको शाप

वैरंनिर्वाहितंराजंस्तक्षकस्यदुरात्मनः ॥ यत्कृतेनिहताःसर्पास्त्वयाऽग्नौकोटिशःपरे ॥ ६४॥ देवीयज्ञंकुरुष्वाद्यविततंविधिपूर्वकम् ॥ विष्णुनायःकृतःपूर्वसृष्ट्याद्यौनृपसत्तम ॥ ६५ ॥ तथात्वंकुरुराजेंद्रविधिंतेप्रब्रवीम्यहम् ॥ ब्राह्मणाःसंतिराजेंद्रविधिज्ञावेदवित्तमाः ॥ ६६ ॥ देवीबीजविधानज्ञामंत्रमार्गविचक्षणाः ॥ याजकास्तेभविष्यंतियजमानस्त्वमेवहि ॥ ६७ ॥ कृत्वायज्ञंविधानेनदत्त्वापुण्यंमखार्जितम् ॥ समुद्धरमहाराजपितरंदुर्गतिगतम् ॥ ६८ ॥ विप्रावमानजंपापंदुर्घटंनरकप्रदम् ॥ तथैवशापजोदोषःप्राप्तःपित्रातवाऽनघ ॥ ६९ ॥ तथादुर्मरणंप्राप्तंसर्पदंशेनभूभुजा ॥ अंतरालेतथामृत्युर्नभूमौकुशसंस्तरे ॥ ७० ॥ नसंग्रामेनगंगायांस्नानदानादिवर्जितम् ॥ मरणंतेपितुस्तत्रसौधेजातंकुरूद्वह ॥ ७१ ॥ कुपूयानिचसर्वाणिनरकस्यनृपोत्तम ॥ तत्रैकंकारणंतस्यनजातंचातिदुर्लभम् ॥ ७२ ॥ यत्रयत्रस्थितःप्राणीज्ञात्वाकालंसमागतम् ॥ साधनानामभावेऽपिह्यवशश्चातिसंकटे ॥ ७३ ॥ यदानिर्वेदमायातिमनसानिर्मलेनवै ॥ पंचभूतात्मकोदेहोममकिंचात्रदुःखदम्॥७४॥ पतत्वद्ययथाकामंमुक्तोऽहंनिर्गुणोऽव्ययः ॥ नाशात्मकानितत्त्वानितत्रकापरिदेवना ॥ ७५ ॥

प्राप्त हुआ है ॥ ६९ ॥ इसीप्रकार सर्पके काटनेसे दुर्मरण प्राप्त हुआ है और अन्तरालमें मृत्यु हुई जो भूमि और कुशाके बिछौनेपरभी न थी ॥ ७० ॥ न संग्राममें हुई न गंगामें और स्नान दानसे रहित तुम्हारे पिताकी महलपर मृत्यु हुई ॥ ७१ ॥ हे राजन्! सब कुत्सित कार्य नरकके कारण होते हैं उनमें एकभी उद्धारका कारण न हुआ ॥ ७२ ॥ कारण कि जहां कहीं भी प्राणी स्थित हो और समय आया जाने साधनका अभाव हो संकटमें अवश हो ॥ ७३ ॥ जब निर्वेद होकर मन निर्मल होता है कि इस दुःखदायक पंचभूतात्मक देहमें मेरा क्या है? ॥ ७४ ॥ चाहै यह आजही पतित होजाय मैं तौ अविनाशी

हूं; यह तत्व नाशात्मक है इसमें शोककी बात क्या है ? ॥ ७५ ॥ मैं ब्रह्म हूं संसारी नहीं सदा सनातन मुक्त हूं देहके साथ मेरा सम्बन्ध नहीं है जो कि कर्मसे
प्रतिपादित है ॥ ७६ ॥ उसीने सब शुभाशुभ भोगे हैं मनुष्यदेहके योगसे जो कि सुखदुःखका साधन है भोगाजाता है ॥ ७७ ॥ मैं घोरभयवाले इस संसार
सागरसे मुक्त हुआ, इसप्रकार चिन्ता करतेहुए स्नानदानसे वर्जित ॥ ७८ ॥ भी जो शरीर त्यागनकरे वह मुक्त होजाता है. सन्देह नहीं. यह योगियोंको
दुर्लभ पराकाष्ठा गति है ॥ ७९ ॥ हे राजन् ! आपके पिता राजा ब्राह्मणका शाप सुनकर देहमें ममता करते हुए निर्वेदको न प्राप्तहुए ॥ ८० ॥ यह मेरा
देह निरोग और राज्य कंटकरहित है मैं कैसे जीवूं ? मंत्रके जाननेवालोंको बुलाओ ॥ ८१ ॥ औषध मणि मंत्र परम यंत्रकरके राजा महलपर स्थित हुआ

ब्रह्मैवाहंनसंसारीसदामुक्तःसनातनः ॥ देहेनममसंबंधःकर्मणाप्रतिपादितः ॥ ७६ ॥ तानिसर्वाणिभुक्तानिशुभानिचेतराणिच ॥ मनुष्यदे
हयोगेनसुखदुःखानुसाधनात् ॥ ७७ ॥ विमुक्तोऽतिभयाद्घोरादस्मात्संसारसंकटात् ॥ इत्येवंचिंत्यमानस्तुस्नानदानविवर्जितः ॥ ७८ ॥ मर
णंचेदवाप्नोतिसमुच्येज्जन्मदुःखतः ॥ एषाकाष्ठापराप्रोक्तायोगिनामपिदुर्लभा ॥ ७९ ॥ पितातेनृपशार्दूलश्रुत्वाशापंद्विजोदितम् ॥ देहेमम
त्वंकृतवान्ननिर्वेदमवाप्तवान् ॥ ८० ॥ नीरोगोममदेहोऽयंराज्यंनिहतकंटकम् ॥ कथंजीवाम्यहंकाममंत्रज्ञानानयंतुवै ॥ ८१ ॥ औषधंमणि
मंत्रंचयंत्रंपरमकंतथा ॥ आरोहणंतथासौधेकृतवान्नृपतिस्तदा ॥ ८२ ॥ नस्नानंनकृतंदानंनदेव्याःस्मरणंकृतम् ॥ नभूमौशयनंचैवदैवंमत्वा
परंतथा ॥ ८३ ॥ मग्नोमोहार्णवेघोरेमृतःसौधेऽहिनाहतः ॥ कृत्वापापंकलेर्योगात्तापसस्यावमानजम् ॥ ८४ ॥ अवश्यमेवनरकएतैराचरणैर्भ
वेत् ॥ तस्मात्त्वंपितरंपापात्समुद्धरनृपोत्तम ॥ ८५ ॥ सूतउवाच ॥ इतिश्रुत्वावचस्तस्यव्यासस्यामिततेजसः ॥ साश्रुकंठोऽतिदुःखार्तोबभूव
जनमेजयः ॥ ८६ ॥ धिगिदंजीवितंमेऽद्यपितामेनरकेस्थितः ॥ तत्करोमियथैवाद्यस्वर्गंयात्युत्तरासुतः ॥ ८७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते
महापुराणे तृतीयस्कंधे द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

॥ ८२ ॥ स्नान दान देवीका स्मरणादि कुछ न किया, और दैवको बलिष्ठ मानकर भूमिपर शयन न किया ॥ ८३ ॥ मोहकेही सागरमें मग्न रहा, महलपर
सर्पके काटेसे मृत्यु हुई, कलिके योगसे तपस्वीके अवमानरूप पापको किया ॥ ८४ ॥ ऐसे आचरणोंसे तो अवश्य नरक होता है. हे राजन् ! इस कारण पापसे
पिताका उद्धार करो ॥ ८५ ॥ सूतजी बोले इस प्रकार अमिततेजस्वी व्यासजीके वचन सुनकर जनमेजय नेत्रोंमे जल भरकर बड़ादुःखी हुआ ॥ ८६ ॥ यदि
हमारे पिताकी सुगति नहीं है तो मेरे जीवनको धिक्कार है सो वही करूं जिससे पिता स्वर्गमें जायँ ॥ ८७ ॥ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे
तृतीयस्कंधे भाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

केशर, चन्दन, कस्तूरी, बिन्दी, केशविधायक सिंदूर चरणोंमें महावर ॥ १७ ॥ देकर इंद्रासनमें स्थित हो देवपति होता है, महात्माओंने पूजामें अनेक फूल कहे है ॥ १८ ॥ यथालाभ उनको देकर कैलासवासी होता है, जो अमोघ बेलपत्र भगवतीको देता है ॥ १९ ॥ उसको कभी कदाचित् दुःख नहीं होता, तीनों बेलपत्र पर लाल चन्दनसे ॥ २० ॥ स्फुट तीन मायाबीज ( ह्रीं ) लिखकर और चतुर्थी युक्त "ह्रीं भुवनेश्वर्यै नमः" उच्चारणकर ॥ २१ ॥ परम भक्तिसे देवीके चरणकमलमें कोमल पत्रोंको अर्पण करै ॥ २२ ॥ जो परम भक्तिसे ऐसा करते है वह मनु होते है, जो कोमल और अति निर्मल ऐसे कोटि दलोंसे ॥ २३ ॥ भुवनेश्वरीका पूजन करते है वह ब्रह्माण्डके अधिपति होते हैं, जो नवीन कुंदके पुष्पोंको अष्टगन्धसे युक्त ॥ २४ ॥ एक कोटि चढाय पूजा करते हैं यह प्राजापत्य

काश्मीरचंदनंदत्त्वाकस्तूरीबिंदुभूषितम् ॥ तथासीमंतसिंदूरंचरणेऽलक्तपत्रकम् ॥ १७ ॥ इंद्रासनसमारूढोभवेद्देवपतिःपरः ॥ पुष्पाणि विविधान्याहुःपूजाकर्मणिसाधवः ॥ १८ ॥ तानिदत्त्वायथालाभंकैलासंलभतेस्वयम् ॥ बिल्वपत्राण्यमोघानियोदद्यात्परशक्तये ॥ १९ ॥ तस्यदुःखंकदाचिच्चक्वचिच्चनभविष्यति ॥ बिल्वपत्रत्रयेरक्तचन्दनेनतुसंलिखेत् ॥ २० ॥ मायाबीजत्रयंयत्नात्सुस्फुटंचातिसुंदरम् ॥ मायाबीजादिकंनामचतुर्थ्यंतंसमुच्चरेत् ॥ २१ ॥ नमोंतंपरयाभक्त्यादेवीचरणपंकजे ॥ समर्पयेन्महादेव्यैकोमलंतच्चपत्रकम् ॥ २२ ॥ यए वंकुरुतेभक्त्यामनुत्वंलभतेहिसः ॥ यस्तुकोटिदलैरेवंकोमलैरतिनिर्मलैः ॥ २३ ॥ पूजयेद्भुवनेशानींब्रह्मांडाधिपतिर्भवेत् ॥ कुंदपुष्पैर्नवी नैस्तुललितैरष्टगंधतः ॥ २४ ॥ कोटिसंख्यैःपूजयेत्तुप्राजापत्यंलभेद्ध्रुवम् ॥ मल्लिकामालतीपुष्पैरष्टगंधेनलोलितैः ॥ २५ ॥ कोटिसंख्यैः पूजयातुजायतेसचतुर्मुखः ॥ दशकोटिभिरप्येवंतैरेवकुसुमैर्मुने ॥ २६ ॥ विष्णुत्वंलभतेमर्त्योयत्सुरेष्वपिदुर्लभम् ॥ विष्णुनैतद्व्रतंपूर्वंकृतंस्व पदलब्धये ॥ २७ ॥ शतकोटिभिरप्येवंसूत्रात्मत्वंव्रजेद्ध्रुवम् ॥ व्रतमेतत्पुरासम्यक्कृतंभक्त्याप्रयत्नतः ॥ २८ ॥ तेनव्रतप्रभावेनहिरण्योदरतां व्रजेत् ॥ जपाकुसुमपुष्पस्यबंधूककुसुमस्यच ॥ २९ ॥

पदको प्राप्त होते है, अष्टगंधसे माया बीज लिखकर उसके सहित जो मल्लिका मालतीके ॥ २५ ॥ एक कोटि फूल चढाकर पूजा करते है वह चतुर्मुख होते है. हे मुने! जो उसके दशकोटि पुष्प चढाते हैं ॥ ॥ २६ ॥ वह मनुष्य देवताओंको दुर्लभ विष्णुत्वको प्राप्त होते हैं, अपनी पद प्राप्तिके निमित्त पहले विष्णुने यह व्रत किया था ॥ २७ ॥ इसके सौकोटि फूल चढानेसे जिसमें मायाबीज लिखाहो मनुष्य सूत्रात्मापद 'हिरण्यगर्भ'को प्राप्त होता है यह व्रत प्रयत्नसे भक्तिपूर्वक करनेसे ॥ २८ ॥ इसके प्रभावसे हिरण्यगर्भताको प्राप्त होताहै बधूक पुष्प ॥ २९ ॥

१ मानित शुद्ध।

दाडिमी कुसुमकी भी यही विधि है इसी प्रकार औरभी फल भक्तिसे देवीको अर्पण करै ॥३०॥ इसके पुण्यफलके अन्तको ईश्वरभी नहीं जानते, प्रत्येक ऋतुमें हुए फूलोंसे ॥ ३१ ॥ स्कन्धमें लिखे सहस्रनामकी संख्यासे सावधान हो प्रतिवर्ष देवीको समर्पण करै,जो ऐसा करता है वह महापातकसंयुक्त होकरभी ॥३२॥ वा उपपातक संयुक्त हो वह उनसे छूट जाता है देहान्तमें, वह साधक देवताओंको भी दुर्लभ देवीके पदकमलको प्राप्त होता है ॥ ३३ ॥ हे मुने ! इसमें सन्देह नहीं, काला अगर, कपूर, चन्दन ॥ ३४ ॥ सिल्हक ( लोवान ) घृत, गुग्गुलु इनसे महादेवीको धूप दे जो भगवतीका मंदिर धूपित करता है ॥३५॥उससे प्रस

दाडिमीकुसुमस्यापिविधिरेषउदीरितः ॥ एवमन्यानिपुष्पाणिश्रीदेव्यैविधिनार्पयेत् ॥ ३० ॥ तस्यपुण्यफलस्यांतंनजानातीश्वरोपिसः ॥ तत्तदृतूद्भवैःपुष्पैर्नामसाहस्रसंख्यया ॥ ३१ ॥ समर्पयेन्महादेव्यैप्रतिवर्षमतंद्रितः ॥ यएवंकुरुतेभक्त्यामहापातकसंयुतः ॥ ३२ ॥ उपपातकयुक्तोपिमुच्यतेसर्वपातकैः ॥ देहांतेश्रीपदांभोजंदुर्लभंदेवसत्तमैः ॥ ३३ ॥ प्राप्नोतिसाधकवरोमुनेनास्त्यत्रसंशयः ॥ कृष्णागुरुंसकर्पूरंचंदनेनसमन्वितम् ॥३४ ॥ सिल्हकंचाज्यसंयुक्तंगुग्गुलेनसमन्वितम् ॥ धूपंदद्यान्महादेव्यैयेनस्याद्धूपितंगृहम् ॥ ३५ ॥ तेनप्रसन्नादेवेशीददातिभुवनत्रयम् ॥ दीपंकर्पूरखंडैश्चदद्याद्देव्यैनिरंतरम् ॥ ३६ ॥ सूर्यलोकमवाप्नोतिनात्रकार्याविचारणा ॥ शतदीपांस्तथादद्यात्सहस्रान्वासमाहितः ॥ ३७ ॥ नैवेद्यंपुरतोदेव्याःस्थापयेत्पर्वताकृतिम् ॥ लेह्यैश्चोष्यैस्तथापेयैःषड्रसैस्तुसमाहितैः ॥ ३८ ॥ नानाफलानिदिव्यानिस्वादूनिरसवंतिच ॥ स्वर्णपात्रस्थितान्नानिदद्याद्देव्यैनिरंतरम् ॥ ३९ ॥ तृप्तायांश्रीमहादेव्यांभवेत्तृप्तंजगत्त्रयम् ॥ यतस्तदात्मकंसर्वंरज्जौसर्पोयथातथा ॥ ४० ॥ ततःपानीयकंदद्याच्छुभंगंगाजलंमहत्॥कर्पूरवालासंयुक्तंशीतलंकलशस्थितम् ॥ ४१ ॥

न्न हो देवेशी उसको त्रिलोकी देती है,जो निरन्तर देवीको दीपक और कपूर देता है ॥३६॥ वह निःसन्देह सूर्यलोकको प्राप्त होता है; जो सौ वा सहस्र दीपक देता है ॥ ३७ ॥ और महान् पर्वताकार नैवेद्य भगवतीके आगे स्थापित करता है लेह्य, चोष्य, पेय, षड्रसोंको ॥ ३८ ॥ तथा अनेक दिव्य स्वादिष्ठ रसभरे फल, सोनेके पात्रमें रखकर जो देवीको देता है ॥ ३९ ॥ तो महादेवीके तृप्त होनेपर सब जगत तृप्त होजाता है, कारण कि यह सब जगत् तदात्मकही है. रज्जुमें सर्पकी समान भ्रम है ॥ ४० ॥ फिर सुन्दर गंगाजल पीनेको दे जो कपूर, नेत्रवाला इनसे शीतलकर कलशमें स्थापन किया है ॥ ४१ ॥

फिर देवीके निमित्त संपूर्ण सुगंध लवंगसे युक्त मुखकी सुगंधि करनेवाला ताम्बूल दे, जिसमें करपूरभी हो॥ ४२॥ महाभक्तिसे देनेसे देवी प्रसन्न होती है मृदंग, वीणा, मुरज, ढक्का, दुंदुभीके शब्दोंसे॥ ४३॥ तथा मनोहर गानोंसे जन्ममाताको संतुष्ट करै, वेदपारायण तथा पुराणोंके स्तोत्र पढै ॥ ४४॥ सावधान हो देवीके निमित्त छत्र और दो चँवर प्रदान करै श्रीदेवीके निमित्त नित्यही राजोपचार समर्पण करै॥ ४५॥ अनेक प्रकारसे देवीकी प्रदक्षिणा नमस्कार करै और वारंवार जगद्धात्री जगदम्बासे क्षमा करावै॥ ४६॥ जहां एकवार स्मरण करनेसेही देवी प्रसन्न होती है, फिर इतने उपचारोंसे प्रसन्न हो इसमें आश्चर्यही क्या है॥ ४७॥ माता स्वभावसेही पुत्रमें दयावती होती है, फिर भक्ति करनेपर तो क्या कहना है॥ ४८॥ यहां एक भक्तिदायक बृहद्रथ राजर्षिका पुरातन इतिहास कहते हैं ॥ ४९॥ कहीं एक हिमालय देशमें चक्र

तांबूलंचततोदेव्यैकर्पूरशकलान्वितम् ॥ एलालवंगसंयुक्तंमुखसौगंध्यदायकम् ॥४२॥ दद्याद्देव्यैमहाभक्त्यायेनदेवीप्रसीदति ॥ मृदंगवीणामुरजढक्कादुंदुभिनिःस्वनैः ॥४३॥ तोषयेज्जगतांधात्रींगायनैरतिमोहनैः ॥ वेदपारायणैःस्तोत्रैःपुराणादिभिरप्युत ॥४४॥ छत्रंचचामरेद्वेचदद्याद्देव्यैसमाहितः ॥ राजोपचारान्श्रीदेव्यैनित्यमेवसमर्पयेत् ॥४५॥ प्रदक्षिणांनमस्कारंकुर्याद्देव्याअनेकधा ॥ क्षमापयेज्जगद्धात्रींजगदंबांमुहुर्मुहुः ॥४६॥ सकृत्स्मरणमात्रेणयत्रदेवीप्रसीदति ॥ एतादृशोपचारैश्चप्रसीदेदत्रकःस्मयः ॥ ४७ ॥ स्वभावतोभवेन्मातापुत्रेऽतिकरुणावती ॥ तेनभक्तौकृतायांतुवक्तव्यंकिततःपरम् ॥४८॥ अत्रतेकथयिष्यामिपुरावृत्तंसनातनम् ॥ बृहद्रथस्यराजर्षेःप्रियंभक्तिप्रदायकम् ॥४९॥ चक्रवाकोभवेत्पक्षीक्वचिद्देशेहिमालये ॥ भ्रमन्नानाविधान्देशान्ययौकाशीपुरंप्रति ॥५०॥ अन्नपूर्णामहास्थानेप्रारब्धवशतोद्विजः ॥ जगामलीलयातत्रकणलोभादनाथवत् ॥५१॥ कृत्वाप्रदक्षिणामेकांजगामसविहायसा ॥ देशांतरंविहायैवपुरींमुक्तिप्रदायिनीम् ॥५२॥ कालांतरेममारासौगतःस्वर्णपुरींप्रति ॥ बुभुजेविषयान्सर्वान्दिव्यरूपधरोयुवा ॥५३॥ कल्पद्वयंतथाभुक्त्वापुनःप्रापभुवंप्रति ॥ क्षत्रियाणांकुलेजन्मप्रापसर्वोत्तमोत्तमम् ॥५४॥ बृहद्रथेतिनाम्नाभूत्प्रसिद्धःक्षितिमंडले ॥ महायज्वाधार्मिकश्चसत्यवादीजितेन्द्रियः ॥५५॥ त्रिकालज्ञःसार्वभौमोयमीपरपुरंजयः ॥ पूर्वजन्मस्मृतिस्तस्यवर्ततेदुर्लभाभुवि ॥ ५६ ॥

वाक पक्षी था, वह अनेक देशोंमें भ्रमण करता काशीपुरमे गया॥ ५०॥ वह प्रारब्धवश अन्नपूर्णाके स्थानमें प्राप्त हुआ, वह कणलोभसे अनाथवत् लीलासे होगया ॥ ५१॥ फिर एक प्रदक्षिणा कर आकाशमें गया, इसप्रकार देशान्तरोंको छोडकर मुक्तिदायिकापुरीमें रहा ॥ ५२॥ फिर कुछ कालान्तरमें मृत्युको प्राप्त हो स्वर्गमें गया दिव्य रूपधारी युवा होकर सब विषयोंको भोगने लगा ॥ ५३॥ इस प्रकार दो कल्प आनन्दकर फिर भूलोकमें आया और सर्वोत्तम क्षत्रियोंके कुलमें जन्म पाया ॥ ५४ ॥ भूमण्डलमें बृहद्रथ नामसे प्रसिद्ध हुआ जो महायज्ञ करनेवाला धर्मात्मा सत्यवादी जितेन्द्रिय था ॥ ५५॥ त्रिकालका ज्ञाता सार्वभौम यम निय

ममें तत्पर शत्रुनाशी था और उसको इस भूमिमें दुर्लभ पूर्वजन्मकी स्मृति बनी रही ॥ ५६ ॥ इस किंवदन्तीको सुनकर वहां मुनिराज आनकर प्राप्त हुए और राजासे अतिथिसत्कारको प्राप्त हो विस्तरोंपर बैठे ॥५७॥ और सब ऋषि बोले हे राजन् ! हमको बडा संशय है किस पुण्यके प्रभावसे तुमको पूर्वजन्मकी स्मृति है॥५८॥तथा किस पुण्यके प्रभावसे तुमको त्रिकालज्ञान है तुम्हारा ज्ञान जाननेके निमित्त हम तुम्हारे समीप आये हैं ॥५९॥ सो आप उपालंभरहित हो यथार्थ रूपसे हमसे वर्णन कीजिये. नारायण बोले इसप्रकार उनके वचन सुन परम धर्मात्मा राजा ॥६०॥सम्पूर्ण त्रिकालज्ञानके कारणको कहने लगा. हे मुनियो ! तुम

इतिश्रुत्वाकिंवदंतींमुनयःसमुपागताः ॥ कृतातिथ्यानृपेंद्रेणविष्टरेपूपुरेवते ॥ ५७ ॥ पप्रच्छुर्मुनयःसर्वेसंशयोस्तिमहान्नृप ॥ केनपुण्यप्रभावेणपूर्वजन्मस्मृतिस्तव ॥ ५८ ॥ त्रिकालज्ञानमेवापिकेनपुण्यप्रभावतः ॥ ज्ञानंतवेतितज्ज्ञातुमागताःस्मतवांतिकम् ॥ ५९ ॥ वदनिर्व्याजयावृत्त्यातदस्माकंयथातथम् ॥ श्रीनारायणउवाच॥इतितेषांवचःश्रुत्वाराजापरमधार्मिकः ॥ ६० ॥ उवाचसकलंब्रह्मंस्त्रिकालज्ञानकारणम् ॥ श्रूयतांमुनयःसर्वेममज्ञानस्यकारणम् ॥६१ ॥ चक्रवाकःस्थितःपूर्वंनीचयोनिगतोपिवा ॥ अज्ञानतोपिकृतवानन्नपूर्णाप्रदक्षिणाम् ॥ ६२ ॥ तेनपुण्यप्रभावेणस्वर्गेकल्पद्वयस्थितिः ॥ त्रिकालज्ञानताप्यस्मिन्नभूज्जन्मनिसुव्रताः ॥ ६३ ॥ कोवेदजगदंबायाःपदस्मृतिफलंकियत् ॥ स्मृत्वातन्महिमानंतुपतंत्यश्रूणिमेनिशम् ॥६४॥धिगस्तुजन्मतेषांवैकृतघ्नानांतुपापिनाम् ॥ येसर्वमातरंदेवींस्वोपास्यांनभजंतिहि ॥ ६५ ॥ नशिवोपासनानित्यानविष्णूपासनातथा ॥ नित्योपास्तिःपरादेव्यानित्याश्रुत्यैवचोदिता ॥ ६६ ॥ किंमयाबहुवक्तव्यंस्थानेसंशयवर्जिते ॥ सेवनीयंपदांभोजंभगवत्यानिरंतरम् ॥ ६७ ॥

सब मेरे ज्ञानका कारण सुनो ॥६१॥मैं पहले नीच योनि चक्रवाकमें स्थित था, अज्ञानसे मैंने अन्नपूर्णाकी प्रदक्षिणा की थी ॥६२॥उस पुण्यके प्रभावसे स्वर्गमें दो कल्प रहा. हे सुव्रतो ! अब इस जन्ममें भूलोकमें त्रिकालज्ञान प्राप्त होकर स्थित हुआ हूं ॥६३॥ कौन जाने जगदम्बाके चरण स्मरणका कितना फल है, वह महिमा उनकी स्मरण कर मेरे अश्रुपात होते हैं ॥६४॥ उन कृतघ्न पापी जनोंके जन्मको धिक्कार है जो सबकी माता देवीकी उपासना नहीं करते॥६५॥ शिव विष्णुकी उपासना नित्य नहीं है परादेवीके उपासना की नित्य आज्ञा वेदमें स्थित है [ अहरहः संध्यामुपासीत इत्यादि ] ॥६६॥इस सन्देहरहित स्थानमें बहुत क्या

कहूं निरन्तरभगवतीके चरणकमलोंका सेवन करना चाहिये ॥ ६७॥ भूमितलमें इससे अधिक और कुछ नहीं है वह परादेवी सगुणा निर्गुणा सेवन करनी चाहिये॥ ॥ ६८॥ नारायणबोले इसप्रकार धार्मिक राजाका वचन सुन प्रसन्न मन हो सब अपने अपने स्थानको गये ॥ ६९ ॥ भगवतीका इतना प्रभाव है फिर उसकी पूजाका फल कितना है ? यह कौन कहसकता है. इसके पूंछनेपर पूरा उत्तर कौन देसकता है ?॥ ७० ॥ जिनका जन्म सफल है इन्हींकी इसमें श्रद्धा होती है. जिनका जन्म संकरता युक्त है उनकी श्रद्धा नहीं होती ॥ ७१॥ इतिश्रीदेवीभागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे भाषाटीकायामष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ ॥ छ ॥ ॥

श्रीनारायण बोले अब मध्याह्न समयकी शुभ संध्याको सुनो जिसके अनुष्ठानसे उत्तम फल होता है ॥ १ ॥ मध्याह्न समय सावित्री युवती श्वेतवर्णा त्रिलोचना वरदायक

नातःपरतरंकिंचिदधिकंजगतीतले॥सेवनीयापरादेवीनिर्गुणासगुणाऽथवा॥६८॥नारायणउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाराजर्षेर्धार्मिकस्यच॥ प्रसन्नहृदयाःसर्वेगताःस्वस्वनिकेतनम्॥६९॥ एवंप्रभावासादेवीतत्पूजायाःफलंकियत्॥अस्तीतिकेनप्रष्टव्यंवक्तव्यंवानकेनचित्॥७०॥येषांतु जन्मसाफल्यंतेषांश्रद्धातुजायते॥येषांतुजन्मसांकर्यंतेषांश्रद्धानजायते॥७१॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेएकादशस्कंधेऽष्टादशोऽध्यायः॥ ॥१८॥ नारायणउवाच ॥ अथातःश्रूयतांब्रह्मन्संध्यांमाध्याह्निकींशुभाम् ॥ यदनुष्ठानतोपूर्वजायतेत्युत्तमंफलम् ॥ १ ॥ सावित्रींयुवतींश्वेतवर्णांचैवत्रिलोचनाम्॥वरदांचाक्षमालाढ्यांत्रिशूलाभयहस्तकाम्॥२॥ वृषारूढांयजुर्वेदसंहितांरुद्रदेवताम् ॥ ततोगुणयुतांचैवभुवर्लोकव्यवस्थिताम्॥३॥आदित्यमार्गसंचारकर्त्रींमायांनमाम्यहम्॥आदिदेवीमथध्यात्वाऽऽचमनादिचपूर्ववत्॥४॥अथचार्घ्यप्रकरणंपुष्पाणिचिनुयात्ततः॥ तदलाभेबिल्वपत्रंतोयेनामिश्रयेत्ततः ॥५॥ ऊर्ध्वंचसूर्याभिमुखंक्षिप्त्वाऽर्घ्यंप्रतिपादयेत् ॥ प्रातःसंध्यादिवत्सर्वमुपसंहारपूर्वकम् ॥६॥ मध्याह्ने केचिदिच्छंतिसावित्रींतुतदित्यृचम् ॥ असंप्रदायंतत्कर्मकार्यहानिस्तुजायते ॥ ७ ॥ कारणंसंध्ययोश्चात्रमंदेहानामराक्षसाः॥ भक्षितुंसूर्यमिच्छंतिकारणंश्रुतिचोदितम् ॥ ८ ॥

अक्षमालासे युक्त त्रिशूल अभय हाथमे धारण किये ॥ २॥ वृषपर आरूढ यजुर्वेद उच्चारण करती रुद्रसे उपास्य तमोगुणयुक्त भुवर्लोकमें स्थित ॥ ३॥ आदित्यमार्गमें संचार करनेवाली मायाको मैं प्रणाम करता हूं. इस प्रकार आदिदेवीको ध्यान कर पूर्ववत् आचमनादि करै॥ ४ ॥ फिर अर्घ्यके निमित्त पुष्पचयन करै उसके अभावमें बिल्वपत्र जलसे संयुक्तकर ॥५॥ सूर्यके सन्मुख ऊर्ध्वमुख होकर अर्घ्य दे और सब प्रभातसंध्याके समान उपचार करै॥ ६ ॥ कोई मध्याह्नमें अर्घ्यदानका निषेधकर कहते हैं कि यह संप्रदायसिद्ध नहीं इसमें कार्यहानि होती है ॥७॥ कारण यह है कि, दोनों संध्याओंमे मन्देहा नाम राक्षस सूर्यके भक्षणकी इच्छा करतेहैं

इससे अर्घ्य देते है यह श्रुतिकथित कारणहै ॥८॥ हे ब्राह्मण ! इसकारण संध्यामें दोनों समय अवश्य अर्घ्यदे और दोनों संध्याओंमें ओंकारसहित गायत्रीका जपकरै ॥९॥ फिर अर्घ्यदे अन्यथा श्रुतिघातक होताहै 'आकृष्णेन, वा हंसःशुचिषद्' यह मंत्र पढकर फूल और जल मिलावे ॥१०॥ यदि बिल्व दूर्वादि न मिले तो फूल, फूलके अभावमे दूर्वादि मिलाय अर्घ्यदे तो सन्ध्याका सांग फल प्राप्त होताहै ॥११॥ हे देवर्षिसत्तम! इसी विषयमें तर्पण कहते है । ॐभुवः पुरुषं तर्पयामि नमोनमः ॥१२॥ ॐयजुर्वेदं तर्पयामि ॐमण्डलं तर्पयामि ॐहिरण्यगर्भंत० ॐअन्तरात्मानंत० ॥१३॥ ॐसावित्रींत० ॐवेदमातरंत० ॐसांकृतिंत० ॐसन्ध्यांत० ॐयुवतींत० ॐरुद्राणींत० ॐनीमृजांत० ॥१४॥ ॐसर्वार्थानां सिद्धिकरींत० ॐसर्वमंत्रार्थ सिद्धिदांत० ॐभूर्भुवः स्वः पुरुषं तर्पयामि, यह मध्याह्नत

अतस्तुकारणाद्विप्रःसंध्यांकुर्यात्प्रयत्नतः ॥ संध्ययोरुभयोर्नित्यंगायत्र्याप्रणवेनच ॥ ९ ॥ अंभस्तुप्रक्षिपेत्तेननान्यथाश्रुतिघातकः ॥ आकृष्णेनेतिमंत्रेणपुष्पैर्वांबुविमिश्रितम् ॥ १० ॥ अलाभेबिल्वदूर्वादिपत्रेणोक्तेनपूर्वकम् ॥ अर्घ्यंदद्यात्प्रयत्नेनसांगंसंध्याफलंलभेत् ॥ ११ ॥ अत्रैवतर्पणंवक्ष्येशृणुदेवर्षिसत्तम ॥ भुवःपुनःपूरुषंतुतर्पयामिनमोनमः ॥१२ ॥ यजुर्वेदंतर्पयामिमंडलंतर्पयामिच॥ हिरण्यगर्भंचतथांतरात्मानं तथैवच॥१३॥सावित्रींचततोदेवमातरंसांकृतिंतथा॥संध्यांतथैवयुवतींरुद्राणीनीमृजांतथा॥१४॥सर्वार्थानांसिद्धिकरींसर्वमंत्रार्थसिद्धिदाम् ॥ भूर्भुवःस्वःपूरुषंतुइतिमध्याह्नतर्पणम्॥१५॥उदुत्यमितिसूक्तेनसूर्योपस्थानमेवच ॥ चित्रंदेवानामितिचसूर्योपस्थानमाचरेत् ॥१६॥ ततोजपंप्रकुर्वीतमंत्रसाधनतत्परः॥जपस्यापिप्रकारंतुवक्ष्यामिशृणुनारद ॥१७॥ कृत्वोत्तानौकरौप्रातःसायंचाऽधःकरौतथा॥मध्याह्नेहृदयस्थौतुकृत्वा जपमुदीरयेत्॥१८॥ पर्वद्वयमनामिक्याःकनिष्ठादिक्रमेणतु ॥ तर्जनीमूलपर्यंतंकरमालाप्रकीर्तिता॥१९॥गोघ्नःपितृघ्नोमातृघ्नोभ्रूणहागुरुतल्पगः॥ब्रह्मस्वक्षेत्रहारीचयश्चविप्रःसुरांपिबेत्॥२०॥सगायत्र्याःसहस्रेणपूतोभवतिमानवः॥मानसंवाचिकंपापंविषयेंद्रियसंगजम् ॥२१ ॥

र्पण है ॥१५॥ ओ 'उदुत्यम्' इससूक्तसे और 'चित्रं देवानां' इसमंत्रसे सूर्यका उपस्थानकरै ॥१६॥ फिर मंत्रसाधनमें तत्पर अपना जपकरै हे नारद ! सुनो मै जपकाभी प्रकार कहता हूँ ॥१७॥ प्रभातको हाथ ऊंचेकर सन्ध्याको नीचेकर और मध्याह्नको हृदयमें हाथ धरकर जपकरै ॥१८॥ अनामिकाके दोनों पर्व मध्यम और मूल और कनिष्ठाके मूलपर्वसे दक्षिणावर्त क्रमसे तर्जनी मूल पर्वपर्यन्त करमाला कही गई है॥१९॥जो गोघ्न, पितृघ्न, मातृहा, गर्भहा, गुरुतल्पगामी ब्राह्मणका धनहरनेवाला तथा जो सुरापान करता है ॥२०॥ वह मनुष्य एक सहस्र गायत्री जपकर पवित्र होजाता है, मन वचन कर्म और विषयेन्द्रियके संगसे उत्पन्न हुआ

पाप ॥ २१ ॥ गायत्री ऐसे तीन जन्मके मनुष्यके पाप दूर करती है, जो गायत्रीको नही जानता है उसका परिश्रम वृथा है ॥ २२ ॥ चारों वेदका पढना
और एक ओर गायत्रीका जप इनमें गायत्रीही मुख्य है ॥ २३ ॥ यह मैने मध्याह्न संध्याका प्रकार कहा अब ब्रह्मयज्ञ विधिका क्रम कहते हैं ॥ २४ ॥
इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे भाषाटीकायामेकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ नारायण बोले ब्राह्मण पहले तीनवार आचमन कर दोवार मार्जन
करै सीधा हाथ धोकर फिर चरणोंको प्रक्षालन करै ॥ १ ॥ शिर चक्षु नासिका श्रोत्र हृदय शिर इनमें प्रोक्षण करै फिर देश काल उच्चारण कर ब्रह्मयज्ञ करै

तत्किल्बिषंनाशयतित्रीणिजन्मानिमानवः॥गायत्रींयोनजानातिवृथातस्यपरिश्रमः॥२२॥पठेच्चचतुरोवेदान्गायत्रींचैकतोजपेत् ॥ वेदानांचापृ
तेस्तद्वद्गायत्रीजपउत्तमः॥२३॥इतिमध्याह्नसंध्यायाःप्रकारःकीर्तितोमया॥अतःपरंप्रवक्ष्यामिब्रह्मयज्ञविधिक्रमम् ॥२४॥इतिश्रीदेवीभागवतेम
हापुराणेएकादशस्कंधेएकोनविंशोऽध्यायः॥१९॥श्रीनारायणउवाच॥त्रिराचम्यद्विजःपूर्वंद्विर्मार्जनमथाचरेत्॥उपस्पृशेत्सव्यपाणिंपादौचप्रो
क्षयेत्ततः॥१॥शिरसिचक्षुषितथानासायांश्रोत्रदेशके॥हृदयेचतथामौलौप्रोक्षणंसम्यगाचरेत्॥२॥देशकालौसमुच्चार्यब्रह्मयज्ञमथाचरेत्॥द्वौदर्भौ
दक्षिणेहस्तेवामेत्रीनासनेसकृत् ॥३॥ उपवीतेशिखायांचपादमूलेसकृत्सकृत् ॥ विमुक्तयेसर्वपापक्षयार्थंचैवमेवहि ॥४॥ सूत्रोक्तदेवताप्रीत्यै
ब्रह्मयज्ञंकरोम्यहम् ॥ गायत्रीत्रिर्जपेत्पूर्वंचाग्निमीळेततःपरम्॥५॥यदंगेतिततःप्रोच्यअग्निर्वैइतिकीर्तयेत्॥अथमहाव्रतंचैवपंथाएतच्चकीर्तयेत् ॥
॥६॥ अथातःसंहितायाश्चविदामघवदित्यपि ॥ महाव्रतस्येतितथाइषेत्वोर्जेइतीवहि ॥७॥ अग्नआयाहिचेत्येवंशन्नोदेवीरितीतिच॥ अथतस्य
समाम्नायोवृद्धिरादैजितीवहि ॥ ८ ॥ अथशिक्षांप्रवक्ष्यामिपंचसंवत्सरेतिच ॥ मयरसतजभनेत्येवगौर्ग्मेत्येवकीर्तयेत् ॥ ९ ॥

दक्षिणहाथमे दो कुशा, बाये हाथमे तीन, आसनमें एक॥ २॥ ३॥उपवीत शिखा और पादमूलमें एक एक रक्खै यह मुक्ति और सब पापक्षयमें उपयोगी हैं॥ ४॥
सूत्रमे कहे देवता की प्रीतिके निमित्त मैं ब्रह्मयज्ञ करता हूं पहले तीन गायत्री पढकर फिर‘अग्निमीळेपुरोहितम्’ ॥५॥ ‘यदंग’इति, ‘अग्निर्वै’इत्यादि मन्त्र पढै फिर
महाव्रतका यह मार्ग है‘महाव्रतं चैव पंथा’ऐसा कहै॥ ६॥फिर संहिताके‘विदामघवत्’‘महा व्रतस्य इषेत्वा ऊर्जेत्वा’ ॥७॥‘अग्न आयाहि’ ‘शन्नोदेवी’और उसका
समाम्नाय‘वृद्धिरादैच्’पाणि०सू०॥८॥और“अथ शिक्षांप्रवक्ष्यामि पंचसंवत्सरेति.मयरसतजभेत्येवगौर्म्मा”यह प्रतीक है इनको सम्यक् प्रकार कीर्त्तन करै ॥ ९ ॥

फिर "अथातोधर्मजिज्ञासा, अथातोब्रह्म जिज्ञासा" पढकर फिर नमोब्रह्मणे 'नमोस्त्वग्नये नमः पृथिव्यैइत्यादि तच्छंयो' इति उच्चारण करके पढै॥ १०॥ फिर देवताओं का तर्पण और प्रदक्षिणा करै प्रजापति, ब्रह्मा, वेद, देवता, ऋषि ॥ ११॥ सब छन्द, ओंकार वषट्कार, व्याहृति, सावित्री॥ १२॥ गायत्री, यज्ञ, द्यावापृथ्वी, अन्तरिक्ष, अहोरात्र, सांख्य ॥ १३॥ सिद्ध, समुद्र, नदी, पर्वत, ओषधि, वनस्पति, गन्धर्व, अप्सरा॥ १४॥ नाग, पक्षी, गौ, साध्य, विप्र, यक्ष, राक्षस, भूतादि कीर्त्तन कर तर्पण करै ॥ १५॥ फिर निवीती (गलेमे यज्ञोपवीतडाल) ऋषियोका तर्पण करै वह शतार्चि, मध्यमा, गृत्समद॥ १६॥ विश्वामित्र, वामदेव, अत्रि, भरद्वाज, वशिष्ठ

अथातोधर्मजिज्ञासाअथातोब्रह्मइत्यपि॥ तच्छंयोरितिचप्रोच्यब्रह्मणेनमइत्यपि ॥ १० ॥ तर्पणंचैवदेवानांततःकुर्यात्प्रदक्षिणम् ॥ प्रजापतिश्च ब्रह्माचवेदादेवास्तथर्षयः ॥ ११ ॥ सर्वाणिचैवच्छंदांसितथोंकारस्तथैवच ॥ वषट्कारोव्याहृतयःसावित्रीचततःपरम् ॥ १२ ॥ गायत्रीचैव यज्ञाश्चद्यावापृथिवीइत्यपि ॥ अंतरिक्षंत्वहोरात्राणिचसांख्याअतःपरम्॥ १३॥ सिद्धाःसमुद्रानद्यश्चगिरयश्चततःपरम्॥ क्षेत्रौषधिवनस्पत्योगंधर्वाप्सरसस्तथा ॥ १४ ॥ नागावयांसिगावश्चसाध्याविप्रास्तथैवच॥ यक्षारक्षांसिभूतानीत्येवमंतानिकीर्तयेत्॥ १५॥ अथोनिवीतीभूत्वाचऋषीन्संतर्पयेदपि ॥ शतर्चिनोमाध्यमाश्चगृत्समदस्तथैवच॥ १६॥ विश्वामित्रोवामदेवोऽत्रिर्भरद्वाजएवच ॥ वसिष्ठश्चप्रगाथश्चपावमान्यस्ततःपरम् ॥ १७॥ क्षुद्रसूक्तामहासूक्ताःसनकश्चसनंदनः॥ सनातनस्तथैवाऽत्रसनत्कुमारएवच॥ १८॥ कपिलासुरिनामानौवोहलिःपंचशीर्षकः॥ प्राचीनावीतिनातच्चकर्तव्यमथतर्पणम्॥ १९॥ सुमतुजैमिनिवैशंपायनःपैलसूत्रयुक् ॥ भाष्यभारतपूर्वंचमहाभारतइत्यपि॥ २०॥ धर्माचार्याइमेसर्वेतृप्यंत्विति चकीर्तयेत् ॥ जानंतिबाहविगार्ग्यगौतमाश्चैवशाकलः॥ २१॥ बाभ्रव्यमांडव्ययुतोमांडूकेयस्ततःपरम् ॥ गार्गीवाचक्नवीचैववडवाप्रातिथेयिका॥ २२॥ सुलभायुक्तमैत्रेयीकहोलश्चततःपरम् ॥ कौषीतकंमहाकौशीतकंवैतर्पयेत्ततः॥ २३॥ भारद्वाजंचपैंग्यंचमहापैंग्यंसुयज्ञकम्॥ सांख्यायनमैतरेयंमहैतरेयमेवच ॥ २४ ॥

प्रगाथ, पावमान्य॥ १७॥ क्षुद्रसूक्ता, महासूक्ता, सनक, सनंदन, सनातन, सनत्कुमार॥ १८॥ कपिल, आसुरि, वोहलि, पंचशीर्षक, यह ऋषितर्पण प्राचीनावीतिसे करै ॥ १९॥ सुमंतु, जैमिनि, वैशंपायन, पैल, सूत्रभाष्य, भारत, महाभारत॥ २०॥ धर्माचार्यास्तृप्यन्तु ऐसा कहै जानन्ति बाहविगार्ग्य गौतम शाकल्य॥ २१॥ बाभ्रव्य माण्डव्य माण्डूकेयास्तृप्यन्तु गार्गी वाचक्नवी तृप्यतु वडवा प्रातिथेयी तृप्यतु॥ २२॥ सुलभामैत्रेयी तृप्यतु कहोला कौषीतक और महाकौषीतकको तर्पण करै॥ २३॥ भरद्वाज पैंग्य

१ ॐ प्रजापतिस्तृप्यतु । ॐ ब्रह्मातृप्यताम् । ॐ वेदास्तृप्यन्ताम् इत्यादि तर्पणमें देखलो ।

महापैग्य सुयज्ञक सांख्यायन ऐतरेय, महैतरेय ॥ २४ ॥ वाष्कल शाकल वसुजात वक्र औदवाहि सौजामि शौनक आश्वलायन ॥ २५ ॥ तथा जो और आचार्य हैं वे सब तृप्तिको प्राप्त हों जो हमारे कुलमें हुए अपुत्र और गोत्री मरे हैं॥२६॥यह मेरा दिया वस्त्रनिष्पीडित जल ग्रहण करें हे मुने। यह आपसे ब्रह्मयज्ञकी विधि कही ॥ ॥२७॥ हे ब्रह्मन् जो इस यज्ञकी उत्तम विधि करता है उस साधकको सब वेदांगपाठका फल होता है॥२८॥फिर वैश्वदेव और नित्य श्राद्ध करे अतिथियोंको नित्य अन्नदान करे॥२९॥फिर गोग्रास दे ब्राह्मणोंके सहित भोजन करे दिनके पंचम भागमें यह उत्तम कर्म करे॥३०॥दिनके छठे सातवें भागमें इतिहास पुराण पढै आठवें भागमें लोकयात्रा करै फिर बहिःसंध्या करै॥३१॥हे महामुने।अब सायंसंध्या कहता हूं जिसके अनुष्ठानमात्रसे महामाया प्रसन्न होती

बाष्कलंशाकलंचैवसुजातवक्रमेवच ॥ औदवाहिंचसौजामिंशौनकंचाश्वलायनम् ॥२५॥ येचान्येसर्वआचार्यास्तेसर्वेतृप्तिमाप्नुयुः ॥ येकेचा स्मत्कुलेजाताअपुत्रागोत्रिणोमृताः ॥२६॥ तेगृह्णंतुमयादत्तंवस्त्रनिष्पीडनोदकम् ॥ एवंतेब्रह्मयज्ञस्यविधिरुक्तोमहामुने ॥२७॥ यश्चायंकुरुतेब्र ह्मयज्ञस्यविधिमुत्तमम् ॥ सर्ववेदांगपाठस्यफलमाप्नोतिसाधकः॥२८॥वैश्वदेवंततःकुर्यान्नित्यश्राद्धंतथैवच॥अतिथिभ्योन्नदानंचनित्यमेवसमा चरेत्॥२९॥गोग्रासंचततोदत्त्वाभुंजीतब्राह्मणैःसह ॥ अह्नस्तुपंचमेभागेप्रकुर्यादेतदुत्तमम् ॥३०॥इतिहासपुराणाद्यैःषष्ठसप्तमकौनयेत्॥अष्टमे लोकयात्रातुबहिःसंध्याततःपुनः ॥ ३१ ॥ अथसायंतनीसंध्यांप्रवक्ष्यामिमहामुने॥यदनुष्ठानमात्रेणमहामायाप्रसीदति ॥३२॥ आचम्य प्राणानायम्यसाधकःस्थिरमानसः ॥ बद्धपद्मासनोयोगीसायंकालेस्थिरोभवेत् ॥३३॥ श्रुतिस्मृत्यादिकर्मादौसगर्भःप्राणसंयमः ॥अगर्भो ध्यानमात्रंतुसचामंत्रःप्रकीर्तितः ॥ ३४ ॥ भूतशुद्ध्यादिकंकृत्वानान्यथाकर्मकीर्तितम् ॥ सलक्षोदेवतांध्यात्वापूरकुंभकरेचकैः ॥ ३५ ॥ ध्यानंप्रकुर्यात्संध्यायांसायंकालेविचक्षणः ॥ वृद्धांसरस्वतींदेवींकृष्णांगींकृष्णवाससम् ॥३६॥ शंखचक्रगदापद्महस्तांगरुडवाहनाम्॥ नाना रत्नलसद्भूषांक्वणन्मंजीरमेखलाम् ॥ ३७ ॥ अनर्घ्यरत्नमुकुटांतारहारावलीयुताम् ॥ ताटंकबद्धमाणिक्यकांतिशोभिकपोलकाम् ॥३८ ॥

है॥३२॥साधक आचमन कर प्राणायाम करके स्थिर मौन हो पद्मासनसे बैठ योगयुक्त हो सायंकालमें स्थिरहो॥३३॥श्रुति स्मृतिआदि कर्मादिमें सगर्भ प्राणायाम होता है, अगर्भ प्राणायाम ध्यानमात्रक और अमंत्र कहा है ॥ ३४ ॥ भूतशुद्धिआदि करके अन्यथा कर्म दूर कर रेचक पूरक कुंभक द्वारा सलक्षण ( इष्ट ) देवताका ध्यान करै ॥ ३५ ॥ इसप्रकार चतुर पुरुष संध्याकालमें ध्यान करके वृद्धा सरस्वती देवी कृष्णअंग कृष्णवस्त्र धारण किये ॥३६॥ शंख चक्र गदा पद्म हाथमें लिये गरुडवाहना अनेक रत्नोंके भूषणोंसे शोभित मंजीर मेखलाके शब्दसे व्याप्त ॥३७॥ अनर्घ्य रत्नके मुकुट धारे तारहारावलीसंयुक्त ताटंक कर्णभूषणसे बँधे माणिक्यकी कांतिसे शोभित कपोलवाली ॥ ३८ ॥

पीताम्बरधारिणी सच्चिदानन्दरूपिणी देवी सामवेदके सहित सत्यमार्गमें संयुक्त ॥ ३९ ॥ स्वर्लोकमें स्थित आदित्य मार्गमें गमन करनेवाली सूर्यमंडलसे आती हुई देवीका आवाहन करता हूं॥ ४०॥ इसप्रकार देवीको ध्यान करके संध्याका संकल्पकरे आपोहिष्ठा और अग्निश्चेति मंत्रोंसे॥ ४१॥ और शेष पूर्ववत् आचमन आदि करे श्रीनारायणकी प्रीतिके निमित्त गायत्रीका उच्चारण करे॥ ४२॥ शुद्धमनसे साधक सूर्यके निमित्त अर्घ्यदे दोनों चरण समानकर हाथमें अंजलिले ॥ ४३॥ मंडलमें स्थित् देवताका ध्यान करके क्रमसे अर्घ्यदे जो मूढात्मा ज्ञानसे वर्जितहो नीरमें अर्घ्य देता है वह ज्ञानरहित होताहै ॥ ४४॥ जो स्मृतिके मन्त्रोंको उल्लंघन करता है वह प्रायश्चित्ती होताहै फिर असावादित्य इस मंत्रसे सूर्योपस्थान करके॥ ४५॥ आसनपर बैठ गायत्रीका जप करै सहस्र वा पांचसौ श्रीदेवीके ध्यानपूर्वक

पीतांबरधरांदेवींसच्चिदानंदरूपिणीम् ॥ सामवेदेनसहितांसंयुतांसत्त्ववर्त्मना ॥ ३९ ॥ व्यवस्थितांचस्वर्लोकेआदित्यपथगामिनीम् ॥ आवाहयाम्यहंदेवीमायांतींसूर्यमंडलात् ॥ ४० ॥ एवंध्यात्वाचतांदेवींसंध्यासंकल्पमाचरेत् ॥ आपोहिष्ठेतिमंत्रेणअग्निश्चेतितथैवच॥ ॥ ४१ ॥ विदध्यादाचमनकंशेषंपूर्ववदीरितम् ॥ गायत्रीमंत्रमुच्चार्यश्रीनारायणप्रीतये ॥ ४२॥ अर्घ्यंदद्याच्चसूर्यायसाधकःशुद्धमानसः॥ उभौपादौसमौकृत्वाहस्तेधृत्वाजलांजलिम्॥४३ ॥ देवंध्यात्वामंडलस्थंक्षिपेदर्घ्यंततःक्रमात् ॥ अर्घ्यंदद्यात्तुयोनीरेमूढात्माज्ञानवर्जितः ॥ ॥ ४४ ॥ उल्लंघ्यस्मृतिमंत्रांश्चप्रायश्चित्तीभवेद्द्विजः ॥ ततःसूर्यमुपस्थायाप्यसावादित्यमंत्रतः ॥ ४५ ॥ गायत्र्याश्चजपंकुर्यादुपविश्यततोवृसीम् ॥ सहस्रंवातदर्धंवाश्रीदेवीध्यानपूर्वकम् ॥ ४६ ॥ यथाप्रातःपुनस्तद्वदुपस्थानादिकंचरेत् ॥ सायंसंध्यातर्पणंचक्रमेणपरिकीर्तयेत् ॥ ॥ ४७ ॥ वसिष्ठोऋषिरेवाऽत्रसरस्वत्याःप्रकीर्तितः ॥ देवताविष्णुरूपासाछंदश्चैवसरस्वती ॥ ४८ ॥ सायंकालीनसंध्यायास्तर्पणेविनियोगकः ॥ स्वरित्युक्त्वाचपुरुषंसामवेदंतथैवच ॥४९ ॥ मंडलंचेतिसंप्रोच्यहिरण्यगर्भकंतथा॥तथैवपरमात्मानंततोपिचसरस्वतीम् ॥ ५० ॥ वेदमातरमेवात्रसंकृतिंतद्वदेवच॥संध्यांवृद्धांतथाविष्णुरूपिणीमुपसींतथा ॥५१॥ निमृजींचतथासर्वसिद्धीनांकारिणींतथा॥सर्वमंत्राधिपतिकां भूर्भुवःस्वश्चपूरुषम्॥५२॥इत्येवंतर्पणंकार्यंसंध्यायाःश्रुतिसंमतम्॥सायंसंध्याविधानंतेकथितंपापनाशनम् ॥ ५३ ॥

जप करै॥ ४६॥ और प्रभात कालके समान उपस्थानादि करे सायंसंध्याके तर्पण क्रमसे परिकीर्तन करे॥ ४७॥ सायंसंध्यारूप सरस्वतीका वसिष्ठ ऋषि विष्णु देवता सरस्वती छन्द है ॥ ४८ ॥ और सायंसंध्याके तर्पणमें विनियोग है स्वः कहकर पुरुषको सामवेदको ॥ ४९ ॥ मंडल हिरण्यगर्भका उच्चारण करके तथा परमात्मा, सरस्वती ॥ ५० ॥ वेदमाता संकृति संध्या वृद्धा विष्णुरूपिणी उपसी ॥ ५१॥ 'निमृजीं सर्वसिद्धीनां कारिणीम्' सब मंत्रकी अधिपतिका भूर्भुवः पुरुष ॥ ५२ ॥ इस प्रकार संध्यामें श्रुतिसम्मत तर्पण करना चाहिये यह तुमसे पापनाशक सायंसंध्याका विधान कहा ॥ ५३ ॥

सब दुख हरनेवाला व्याधिनाशक और मोक्षदायक है. हे मुनिश्रेष्ठ ! सदाचारमें यह सायंसंध्यामें प्राधान्य कहा है ॥ ५४ ॥ संध्या करनेसे देवी भक्तोंको इष्ट देती है ओ स्वःपुरुषं तर्पयामि, ओं सामवेदं तर्पयामि, ओ मंडलं तर्पयामि, इत्यादि कहै ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे भाषाटीकायां विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ श्रीनारायण बोले हे ब्रह्मन् ! अब गायत्रीका पापनाशन यथेष्टफलदायक पुरश्चरण कहता हूं ॥ १ ॥ पर्वतके अग्रभाग, नदीके किनारे, बेलकी मूल, जलाशय, गोष्ठ, देवालय, अश्वत्थ, उद्यान, तुलसीवन ॥ २ ॥ पुण्यक्षेत्र, गुरुके पार्श्व, चित्त एकाग्रवाले स्थलमें पुरश्वरण करनेवाला मंत्री सिद्ध होता है इसमें सन्देह नहीं ॥ ३ ॥ जिस किसीभी मंत्रका पुरश्चरण आरंभ करै तीनो व्याहृतियोंके सहित १०००० गायत्री जपै ॥ ४ ॥ नृसिंह सूर्य वाराहादि तांत्रिक, वा वैदिक पुरश्चरण कोई हो बिना गायत्रीके जपे सब निष्फल होजाता है ॥ ५ ॥ सबही ब्राह्मण शाक्त हैं शैव और वैष्णव नहीं

सर्वदुःखहरंव्याधिनाशकंमोक्षदंतथा ॥ सदाचारेषुसंध्यायाःप्राधान्यंमुनिपुंगव ॥ ५४ ॥ संध्याचरणतोदेवीभक्ताभीष्टंप्रयच्छति ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेएकादशस्कन्धेविंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ अथातःश्रूयतांब्रह्मन्गायत्र्याःपापनाशनम् ॥ पुरश्चरणकंपुण्यंयथेष्टफलदायकम् ॥ १ ॥ पर्वताग्रेनदीतीरेबिल्वमूलेजलाशये ॥ गोष्ठेदेवालयेऽश्वत्थेउद्यानेतुलसीवने ॥ २ ॥ पुण्यक्षेत्रेगुरोःपार्श्वेचित्तैकाग्र्यस्थलेपिच ॥ पुरश्चरणकृन्मंत्रीसिध्यत्येवनसंशयः ॥ ३ ॥ यस्यकस्यापिमंत्रस्यपुरश्चरणमारभेत् ॥ व्याहृतित्रयसंयुक्तांगायत्रींचाऽयुतंजपेत् ॥ ४ ॥ नृसिंहार्कवराहाणांतांत्रिकंवैदिकंतथा ॥ विनाजप्त्वातुगायत्रींतत्सर्वंनिष्फलंभवेत् ॥ ५ ॥ सर्वेशाक्ताद्विजाःप्रोक्तानशैवानचवैष्णवाः ॥ आदिशक्तिमुपासंतेगायत्रींवेदमातरम् ॥ ६ ॥ मंत्रंसंशोध्ययत्नेनपुरश्चरणतत्परः ॥ मंत्रशोधनपूर्वांगमात्मशोधनमुत्तमम् ॥ ७ ॥ आत्मतत्त्वशोधनायत्रिलक्षंप्रजपेद्बुधः ॥ अथवाचैकलक्षंतुश्रुतिप्रोक्तेनवर्त्मना ॥ ८ ॥ आत्मशुद्धिंविनाकर्तुर्जपहोमादिकाःक्रियाः ॥ निष्फलास्तास्तुविज्ञेयाःकारणंश्रुतिचोदितम्॥९॥तपसातापयेद्देहंपितॄन्देवांश्चतर्पयेत्॥तपसास्वर्गमाप्नोतितपसाविंदतेमहत् ॥ १० ॥

सब वेदमाता आदिशक्ति गायत्रीकी उपासना करते हैं ॥ ६ ॥ पुरश्चरणमें तत्पर मनुष्य यत्नसे इसप्रकार प्रथम १०००० दशसहस्र मंत्र जपकर उसे शोधन कर पीछे पुरश्चरणमें तत्पर हो और मंत्रशोधनसे पहले अंगशोधन आत्मशोधन करै सो तीन लाख वा एकलाख आत्मशोधनके निमित्त गायत्री जपै, यही पुरश्चरणभास्करमें लिखा है ॥ ७ ॥ विद्वान् आत्मतत्त्वशोधनके निमित्त तीन लाख गायत्रीका जप करै अथवा वेदकथित आज्ञानुसार एकलाख जपै॥८॥ जो अपने और मंत्रशोधनके बिना जो कुछ क्रिया करता है वह सब निष्फल होता है यह श्रुतिकथित कारण है ॥ ९ ॥ तपसे देहको तापित करै पितृ और देवताओंका तर्पण करै, कारण कि तपसेही स्वर्ग मिलता है और तपसे महानता होती है ॥ १० ॥

क्षत्रिय अपनी आपत्ति बाहुवीर्यसे तरजाता है, धनसे वैश्य, शूद्र सेवासे और ब्राह्मण जप होमसे आपत्ति तरजाता है॥ ११ ॥हे विप्रेन्द्र ! इस कारण यत्नपूर्वक तप करै तापस शरीरशोषणको ही उत्तम तपस्या कहते है॥ १२ ॥इसको विधिमार्ग कृच्छ्रचान्द्रायणादि व्रतसे शोधे हे नारद ! अब अन्नशुद्धि कारणको कहता हूं सुनो ॥ १३ ॥ विना मांगे जो मिला, उञ्छवृत्ति, शुक्ला (अयाचित, ) 'आदिभिक्षा यह चार वृत्ति है इस प्रकार वैदिकोंने अन्नकी शुद्धि कही है ॥ १४ ॥ शुद्ध भिक्षा अन्नको लेकर उसके चार भाग करके उसमे एकभाग ब्राह्मणको दूसरा गोग्रास ॥ १५ ॥ अतिथियोंको तीसरा भाग तदुपरान्त आनी भार्याको दे और आप ले जिस आश्रममें हो उसीके अनुसार ग्रासविधि करके ॥ १६ ॥ यथाशक्ति यथाक्रमसे पहले गोमूत्र प्रक्षेप करके फिर वानप्रस्थ और गृहस्थको ग्रास संख्याका

क्षत्रियोबाहुवीर्येणतरेदापदआत्मनः ॥ धनेनवैश्यःशूद्रस्तुजपहोमैर्द्विजोत्तमः ॥ ११ ॥ अतएवतुविप्रेंद्रतपःकुर्यात्प्रयत्नतः ॥ शरीरशोषणं प्राहुस्तापसास्तपउत्तमम् ॥ १२ ॥ शोधयेद्विधिमार्गेणकृच्छ्रचांद्रायणादिभिः ॥ अथान्नशुद्धिकरणंवक्ष्यामिशृणुनारद ॥ १३ ॥ अयाचितोञ्छशुक्लाख्यभिक्षावृत्तिचतुष्टयम् ॥ तांत्रिकेवैंदिकैश्चैवंप्रोक्तान्नस्यविशुद्धता ॥ १४ ॥ भिक्षान्नंशुद्धमानीयकृत्वाभागचतुष्टयम् ॥ एकंभागं द्विजेभ्यस्तुगोग्रासस्तुद्वितीयकः ॥ १५ ॥ अतिथिभ्यस्तृतीयस्तुतदूर्ध्वंतुस्वभार्ययोः ॥ आश्रमस्ययथायस्यकृत्वाग्रासविधिंक्रमात् ॥ १६॥ आदौक्षिप्त्वातुगोमूत्रंयथाशक्तियथाक्रमम् ॥ तदूर्ध्वंग्राससंख्यारयाद्वानप्रस्थगृहस्थयोः ॥ १७ ॥ कुक्कुटांडप्रमाणंतुग्रासमानंविधीयते ॥ अष्टौग्रासागृहस्थस्यवनस्थस्यतदर्धकम् ॥ १८ ॥ ब्रह्मचारीयथेष्टंचगोमूत्रविधिपूर्वकम् ॥ प्रोक्षणंनववारंचपड्वारंचत्रिवारकम् ॥ १९ ॥ निच्छिद्रंचकरंकृत्वासावित्रींचतदित्यृचम् ॥ मंत्रमुच्चार्यमनसाप्रोक्षणेविधिरुच्यते ॥ २० ॥ चौरोवायदिचांडालोवैश्यःक्षत्रस्तथैवच ॥ अन्नंदद्यात्तुयःकश्चिदधमोविधिरुच्यते ॥ २१॥ शूद्रान्नंशूद्रसंपर्कशूद्रेणचसहाशनम् ॥ तेयांतिनरकंघोरंयावच्चंद्रदिवाकरौ ॥ २२ ॥ गायत्रीच्छंदोमंत्रस्ययथासंख्याक्षराणिच ॥ तावल्लक्षाणिकर्तव्यंपुरश्चरणकंतथा ॥ २३ ॥

विधान करना चाहिये ॥ १७ ॥ कुक्कुट मुर्गेके अंडके समान ग्रासका परिमाण कहा है. गृहस्थको आठ, वनस्थको चार, ब्रह्मचारीको यथेष्ट गोमूत्रसे विधिपूर्वक नौवार छःवार तीन वार प्रोक्षण करने चाहिये, गायत्री मंत्र उतनीही वार पढना चाहिये ॥ १८ ॥ १९ ॥ दोनो हाथ छिद्ररहित करके सावित्री मंत्रको उच्चारण कर मनसे प्रोक्षणकी विधि कही है ॥ २० ॥ चौर, चाण्डाल, वैश्य, क्षत्रिय इनके दिये अन्न अधम जाने. इनके अन्नकी अधम विधि है॥ २१॥ शूद्र का अन्न, शूद्रसे संपर्क, शूद्रके साथ भोजन जो करते है वह चन्द्र दिवाकरपर्यन्त घोर नरकमे जाते है ॥ २२॥ गायत्री छंद मंत्रके जितने संख्यावाले अक्षर हैं उतनेही लाख मंत्रका पुरश्चरण करना चाहिये यह गायत्री मंत्रका पुरश्चरण है और जो दूसरे मंत्रका पुरश्चरण हो वहां उसके अक्षरोंकी संख्या देखे ॥ २३ ॥

विश्वामित्र का मत लाख पुरश्चरणक है जैसे विना जीवके देह कोई कर्म करनेमें समर्थ नहीं होता॥ २४॥इसी प्रकार पुरश्चरणके विना मंत्र है. ज्येष्ठ आषाढ भाद्र मास पौषमास मलमास ॥ २५॥मंगल शनिवार व्यतिपात वैधृतियोग अष्टमी नवमी षष्ठी चतुर्थी त्रयोदशी ॥ २६॥ चौदश अमावस्या प्रदोष रात्रि यम (भरणी) अग्नि कृत्तिका रुद्र'आर्द्रा'सर्प आश्लेषा इन्द्र ज्येष्ठा वसु धनिष्ठा श्रवण नक्षत्र तथा जन्मनक्षत्रमे॥ २७॥मेष कर्क तुला कुंभ मकर लग्न पुरश्चरणमें यह मास तिथि नक्षत्र योग लग्न सब वर्जित हैं ॥ २८ ॥ जब चंद्रतारा (ग्रह) अनुकूल हो विशेष कर शुक्लपक्षमें पुरश्चरण करनेसे मंत्रसिद्धि होती है ॥ २९ ॥ पहले स्वस्तिवाचन कराय विधिपूर्वक नांदीश्राद्ध करकै भोजनाच्छादनसे यत्नपूर्वक ब्राह्मणोंको तृप्तकर ॥ ३० ॥ गुरु आदिकी आज्ञा से आरंभ करै शिवके स्थानमें लिंगके समीप

द्वात्रिंशल्लक्षमानंतुविश्वामित्रमतंतथा ॥ जीवहीनोयथादेहःसर्वकर्मसुनक्षमः ॥ २४ ॥ पुरश्चरणहीनस्तुतथामंत्रःप्रकीर्तितः ॥ ज्येष्ठाषाढौभाद्रपदंपौषंतुमलमासकम् ॥ २५ ॥ अंगारंशनिवारंचव्यतीपातंचवैधृतिम् ॥ अष्टमींनवमींषष्ठींचतुर्थींचत्रयोदशीम् ॥ २६ ॥ चतुर्दशीममावास्यांप्रदोषंचतथानिशाम् ॥ यमाग्निरुद्रसर्पेंद्रवसुश्रवणजन्मभम् ॥ २७ ॥ मेषकर्कतुलाकुंभान्मकरंचैववर्जयेत् ॥ सर्वाण्येतानिवर्ज्यानिपुरश्चरणकर्मणि ॥ २८ ॥ चंद्रतारानुकूलेचशुक्लपक्षेविशेषतः ॥ पुरश्चरणकंकुर्यान्मंत्रसिद्धिःप्रजायते ॥ २९ ॥ स्वस्तिवाचनकंकुर्यान्नांदीश्राद्धंयथाविधि ॥ विप्रान्संतर्प्ययत्नेनभोजनाच्छादनादिभिः ॥ ३० ॥ आरभेतुततःपश्चादनुज्ञानपुरःसरम् ॥ प्रत्यङ्मुखशिवस्थानेद्विजश्चान्यतमेजपेत् ॥ ३१ ॥ काशीपुरीचकेदारोमहाकालोऽथनासिकम् ॥ त्र्यंबकंचमहाक्षेत्रंपंचदीपाइमेभुवि ॥ ३२ ॥ सर्वत्रैवहिदीपस्तुकूर्मासनमितिस्मृतम् ॥ प्रारंभदिनमारभ्यसमाप्तिदिवसावधि ॥ ३३ ॥ नन्यूनंनातिरिक्तंचजपंकुर्याद्दिनेदिने ॥ नैरंतर्येणकुर्वंतिपुरश्चर्यां मुनीश्वराः ॥ ॥ ३४ ॥ प्रातरारभ्यविधिवज्जपेन्मध्यंदिनावधि ॥ मनःसंहरणंशौचंध्यानंमंत्रार्थचिंतनम् ॥ ३५ ॥ गायत्रीच्छंदोमंत्रस्ययथासंख्याक्षराणि च ॥ तावल्लक्षाणिकर्तव्यंपुरश्चरणकंतथा ॥ ३६ ॥

पश्चिम मुख होय जप करै वा अन्य शिवस्थानोंमे जप करे ॥ ३१ ॥ काशीपुरी केदारनाथ महाकाल ( उज्जैन )नासिक त्र्यम्बक महाक्षेत्र यह पांच द्वीप अर्थात् शंकरके प्रसिद्ध स्थान है ॥ ३२॥ सब द्वीपोंमें कूर्मासन कहा है और इन स्थलोंके अतिरिक्त कूर्म चक्रभी द्वीप है प्रारंभसे लेकर जबतक समाप्ति हो॥ ३३॥प्रति दिन बराबर जप करै न्यूनाधिक न करै मुनीश्वर पुरश्चरणको निरन्तरही करते हैं ॥ ३४ प्रभातसे लेकर विधिपूर्वक मध्याह्नतक जप करै मनका रोकना पवित्रता ध्यान मंत्रार्थका चिन्तन करना गायत्री छन्दके जितने अक्षर है उतनेही लाख पुरश्चरण करना चाहिये ॥ ३५॥ ३६॥

पश्चात् उसका दशांश घृत दूध ओदनसे तथा तिल बेलपत्र फूल शर्करादि युक्त पदार्थोंसे हवन करै॥ ३७॥ इसप्रकार दशांश होमसे गायत्रीका सेवन करैतो येह धर्म अर्थ काम मोक्षकी देनेवाली होतीहै ॥ ३८॥ नित्य निमित्त काम्य कार्यों तथा मोक्षमें परायण हुआ यही जपै इस लोक वा परलोकमें गायत्रीसे परे कोई पदार्थ नहीं है॥ ३९॥ दूसरा पुरश्चरण कहतेहैं मध्याह्नमें मितभोजन कर मौन रहै तीनवार स्नान कर अर्चनमें तत्पर रहै जलमें धीमान अनन्य मन तीन लाख जप करै॥ ४०॥ इसप्रकार पहले पुरश्चरण कर पीछे काम्य कर्म वा स्वेच्छासे जबतक कार्य सिद्ध न हो जपादिक करता रहै॥ ४१॥ सामान्य काम्य कर्मादिकी यथावत् विधि कहते हैं सूर्योदयमें स्नानकर प्रतिदिन सहस्र जपकरै॥ ४२॥ तोआयु आरोग्य ऐश्वर्य और धन बहुत मिलता है छः महीने तीन महीने वा एक वर्षके उपरान्त सिद्धिकी प्राप्ति

जुहुयात्तद्दशांशेनसघृतेनपयोंधसा ॥ तिलैःपत्रैःप्रसूनैश्चयवैश्चमधुरान्वितैः ॥३७॥ कुर्याद्दशांशतोहोमंततःसिद्धोभवेन्मनुः ॥ गायत्रीचैवसंसे व्याधर्मकामार्थमोक्षदा ॥३८॥ नित्येनैमित्तिकेकाम्येत्रितयेतुपरायणः ॥ गायत्र्यास्तुपरंनास्तिइहलोकेपरत्रच ॥३९॥ मध्याह्नमितभुङ्मौनीत्रिःस्नानार्चनतत्परः ॥ जलेलक्षत्रयंधीमाननन्यमानसक्रियः॥४०॥कर्मणायोजपेत्पश्चात्कर्मभिःस्वेच्छयाऽपिवा ॥ यावत्कार्यंनसिद्ध्येत्तुतावत्कुर्याज्जपादिकम् ॥४१॥ सामान्यकाम्यकर्मादौयथावद्विधिरुच्यते ॥ आदित्यस्योदयेस्नात्वासहस्रंप्रत्यहंजपेत् ॥४२॥आयुरारोग्यमैश्वर्यंधनंचलभतेध्रुवम् ॥ षण्मासंवात्रिमासंवावर्षांतेसिद्धिमाप्नुयात्॥४३॥पद्मानांलक्षहोमेनघृताक्तानांहुताशने॥प्राप्नोतिनिखिलंमोक्षंसिध्यत्येवनसंशयः ॥४४॥ मंत्रसिद्धिंविनाकर्तुर्जपहोमादिकाःक्रियाः॥काम्यंवायदिवामोक्षःसर्वंतन्निष्फलंभवेत्॥४५॥ पंचविंशतिलक्षेणदध्नाक्षीरेणवाहुतात् ॥ स्वदेहेसिध्यतेजंतुर्महर्षीणांमतंतथा॥४६॥ अष्टांगयोगसिद्ध्याचनरःप्राप्नोतियत्फलम् ॥ तत्फलंसिद्धिमाप्नोतिनात्रकार्याविचारणा ॥४७॥ शक्तोवापित्वशक्तोवाआहारंनियतंचरेत् ॥षण्मासात्तस्यसिद्धिःस्याद्गुरुभक्तिरतःसदा ॥४८॥ एकाहंपंचगव्याशीचैकाहंमारुताशनः ॥ एकाहंब्राह्मणान्नाशीगायत्रीजपकृद्भवेत् ॥ ४९ ॥

होती है ॥ ४३ ॥ एक लाख घृतमें बोरे कमलोंके हवनसे मोक्ष अवश्य प्राप्त होता है इसमें सन्देह नहीं ॥ ४४ ॥ मंत्रसिद्धिके विना कर्त्ताकी जप होमादि सब क्रिया काम्य वा मोक्ष सब निष्फल होती है ॥ ४५ ॥ पच्चीस लाख दधि और क्षीरकी आहुती देनेसे इसी जन्ममें प्राणी सिद्ध होता है यह महर्षियोंका मत है ॥ ४६ ॥ अष्टांग योगकी सिद्धिसे मनुष्योंको जो फल प्राप्त होता है उस फलको मंत्र सिद्धिसे प्राप्त करसकता है, इसमें विचारकी आवश्यकता नहीं ॥ ॥ ४७ ॥ शक्त वा अशक्त जो नियत आहारसे मंत्र जपता है उस गुरुभक्तको छः महीनेमें सिद्धि होजाती है ॥ ४८॥ एकदिन पंचगव्य एक दिन वायुभोजन

एकदिन ब्राह्मणोंके यहांका अन्न खाकर गायत्री जप करै ॥ ४९ ॥ गंगादि तीर्थोंमें जाकर जलके अन्तरमें ही सौवार जपै और सौवार जपकर सब पापोंसे छूटजाता है ॥ ५० ॥ और चान्द्रायणादि कृच्छ्रव्रतोंका अवश्य फल पाता है राजा वा ब्राह्मण जो अपने घरमें तप करै ॥ ५१ ॥ गृहस्थ ब्रह्मचारी वानप्रस्थके अपने अधिकार परत्वसे यज्ञादिपूर्वक फल मिलता है ॥ ५२ ॥ मोक्षकी आकांक्षावाले श्रौतस्मार्तादि कर्म करते हैं, साग्निक सदाचार विद्वानोंसे शिक्षित ब्राह्मण॥५३॥प्रयत्नसे फल मूल उदक वा भिक्षा अन्न शुद्धखाय आठ ग्रास स्वयं भोजन करै ॥५४ ॥ इसप्रकार पुरश्चरण करके मंत्रसिद्धिको प्राप्त होता है. हे देवर्षे । इसके अनुष्ठानसे दारिद्र नष्ट होजाता है॥ ॥५५॥इसके सुननेसे पुण्योंकी बडी सिद्धि प्राप्त होती है ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे

स्नात्वागंगादितीर्थेषुशतमंतर्जलेजपेत् ॥ शतेनापस्ततःपीत्वासवपापैःप्रमुच्यते ॥ ५० ॥ चांद्रायणादिकृच्छ्रस्यफलंप्राप्नोतिनिश्चितम् ॥ राजावायदिवाविप्रस्तपःकुर्यात्स्वकेगृहे ॥५१॥ गृहस्थोब्रह्मचारीवावानप्रस्थोऽथवापिच ॥ अधिकारपरत्वेनफलंयज्ञादिपूर्वकम् ॥ ५२ ॥ श्रौतस्मार्तादिकंकर्मक्रियतेमोक्षकांक्षिभिः ॥ साग्निकश्चसदाचारोविद्वद्भिश्चसुशिक्षितः ॥ ५३ ॥ ततःकुर्यात्प्रयत्नेनफलमूलोदकादिभिः ॥ भिक्षान्नंशुद्धमश्नीयादष्टौग्रासान्स्वयंभुजेत् ॥ ५४ ॥ एवंपुरश्चरणंकृत्वामंत्रसिद्धिमवाप्नुयात् ॥ देवर्षेयदनुष्ठानाद्दारिद्र्यंविलयंव्रजेत् ॥ ॥ ५५ ॥ यच्छ्रुत्वापिचपुण्यानांमहतींसिद्धिमाप्नुयात् ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेएकादशस्कंधेएकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥ नारायणउवाच ॥ अथातःश्रूयतांब्रह्मन्वैश्वदेवविधानकम् ॥ पुरश्चर्याप्रसंगेनममापिस्मृतिमागतम् ॥ १ ॥ देवयज्ञोब्रह्मयज्ञोभूतयज्ञस्तथैवच ॥ पितृयज्ञोमनुष्यस्ययज्ञश्चैवतुपंचमः॥२॥पंचसूनागृहस्थस्यचुल्लीपेषण्युपस्करः॥कंडणीचोदकुंभश्चतेषांपापस्यशांतये॥३॥ नचुल्ल्यांनायसेपात्रेनभूमौनचखर्परे ॥ वैश्वदेवंप्रकुर्वीतकुंडेवास्थंडिलेपिवा॥४॥नपाणिनानशूर्पेणनचर्मध्याजिनादिभिः ॥ मुखेनोपधमेदग्निंमुखादेवव्यजायत ॥५॥

भाषाटीकायामेकविंशोऽध्यायः॥२१॥श्रीनारायण बोले हे देवर्षे!अब वैश्वदेव विधान सुनो पुरश्चरणके प्रसंगसे जो हमको स्मरण हुआ है॥१॥ देवयज्ञ, ब्रह्मयज्ञ भूतयज्ञ, पितृयज्ञ, मनुष्ययज्ञ, यह पांचयज्ञ हैं॥२॥गृहस्थको पांच हत्या लगती है चूल्हा चक्की बुहारी ओखली घटकुंज यहां जो चैंटी आदि मरती है इनकी पाप शांतिके निमित्त यज्ञ करे॥ ३॥चूल्हा लोहपात्र भूमि खर्पर इनस्थानोंमें वैश्वदेव न करै कुंड वा स्थंडिल स्थानमें करै॥ ४॥हाथ शूर्प मृगचर्म इनसे अग्निको न फूंकै किन्तु मुखकी फूंकसे धमन करै कारण कि, मुखसे अग्नि उत्पन्न हुई है ॥ ५ ॥

वस्त्रसे बाले तौ व्याधिहो, शूर्पसे धननाश, हाथसे मृत्यु होती है मुखसे कर्मसिद्धि होती है ॥ ६ ॥ फल दही घी मूल शाक उदक आदिसे करै यदि यह प्राप्त नहो तो जिस किसी काष्ठ मूल तृणादिसे करै॥७॥तेल क्षारको छोडकर सर्पि ( घी ) दही दूधसे हवन करै यह न हो तो जलसेही हवन करै ॥८॥ शुष्क और बासी अन्न हवन करनेसे कुष्ठी उच्छिष्टसे शत्रुओंके वशीभूत रूखे पदार्थोंसे दरिद्र और क्षारसे हवन करै तो नरकमें जाता है ॥९॥ भस्मयुक्त अंगारोंको अन्नपाचक अग्निके उत्तर देशसे लावै यह लेकर वैश्वदेवके निमित्त हवन करै क्षारादि मिश्रित न करै ॥ १० ॥ जो मुर्ख विना वैश्वदेव किये भोजन करते है वह मूढ

पटकेनभवेद्व्याधिःशूर्पेणधननाशनम् ॥ पाणिनामृत्युमाप्नोतिकर्मसिद्धिर्मुखेनतु ॥ ६ ॥ फलैर्दधिघृतैःकुर्यान्मूलशाकोदकादिभिः ॥ अलाभे येनकेनापिकाष्ठमूलतृणादिभिः ॥ ७ ॥ जुहुयात्सर्पिषाभ्यक्तंतैलक्षारविवर्जितम् ॥ दध्यक्तंवापायसाक्तंतदभावेंभसापिवा ॥ ८ ॥ शुष्कैः पर्युषितैःकुष्टीउच्छिष्टेनद्विषांवशी ॥ रूक्षैर्दरिद्रतांयातिक्षारंहुत्वाव्रजत्यधः ॥ ९ ॥ अंगारान्भस्ममिश्रांस्तुनिर्हृत्योत्तरतोनलात्॥ जुहुयाद्वैश्व देवंतुनक्षारादिविमिश्रितम् ॥ १० ॥ अकृत्वावैश्वदेवंतुयोभुंक्तेमूढधीर्द्विजः ॥ समूढोनरकंयातिकालसूत्रमवाक्शिराः ॥११॥ शाकंवायदि वापत्रंमूलंवायदिवाफलम् ॥ संकल्पयेद्यदाहारंतेनाग्नौजुहुयादपि ॥ १२ ॥ अकृतेवैश्वदेवेतुभिक्षौभिक्षार्थमागते॥ उद्धृत्यवैश्वदेवार्थंभिक्षांदत्त्वा विसर्जयेत् ॥ १३ ॥ वैश्वदेवकृतंदोषंशक्तोभिक्षुर्व्यपोहितुम ॥ नतुभिक्षुकृतंदोषंवैश्वदेवोव्यपोहति ॥ १४ ॥ यतिश्चब्रह्मचारीचपक्वान्नस्वामि नावुभौ ॥तयोरन्नमदत्त्वातुभुक्त्वाचांद्रायणंचरेत् ॥ १५॥ वैश्वदेवानंतरंचगोग्रासंप्रतिपादयेत् ॥ तद्विधानंप्रवक्ष्यामिशृणुदेवर्षिपूजित॥१६॥ सुरभिर्वैष्णवीमातानित्यंविष्णुपदेस्थिता ॥ गोग्रासंचमयादत्तंसुरभेप्रतिगृह्यताम् ॥ १७ ॥

कालसूत्रमें नीचेको मुखकर गिरते हैं ॥ ११ ॥ शाकपत्र मूल फल जिसवस्तुको भोजन करै उसे अग्निमें हवन करै ॥ १२ ॥ विना वैश्वदेवकिये भिक्षुकके भिक्षा करनेके निमित्त आनेमें वैश्वदेव भाग निकालकर भिक्षादेकर विसर्जन करै ॥ १३ ॥ अतिथि वैश्वदेवका दोष दूर कर सक्ता है पर भिक्षुकके दोषको वैश्वदेव दूर नहीं कर सक्ता, जो उसको भिक्षा न दीजाय ॥ १४ ॥ यति और ब्रह्मचारी यह दोनों पक्वान्नके स्वामी है, उनको विनादिये भोजन करके चान्द्रायण करना पडताहै॥ १५॥वैश्वदेव करनेके उपरान्त गोग्रास दे हे देवर्षे ! सुनो उसकाविधान कहता हूं ॥ १६॥ सुरभी वैष्णवी माता नित्य विष्णुपद में स्थित है मै

गोग्रासको देताहूं सुरभी ग्रहण करै॥१७॥ "गोभ्यश्चनमः" ऐसा कहकर गौकीपूजा गौको अर्पण करे, गोग्राससे गोमाता सुरभी प्रसन्न होती है ॥ १८ ॥ फिर गोदोहन कालतक अर्थात् जितनी देरतक गौ दुही जाती है उतने समयतक अतिथिकी प्रतीक्षा करता हुआ आँगनमें स्थित रहै कि, कोई आवे तो उसे कुछ भागदे भोजन करै अतिथि जिसके घरसे भग्न आशा होकर लौटजाता है॥१९॥वह उसको अपने पाप देकर उसका पुण्य लेकर चलाजाता है मातापिता गुरु भ्रातादास आश्रित॥२०॥अभ्यागत अतिथि अग्नि यह पोष्यवर्ग कहेगये हैं यह जानकर जो मूढ गृहाश्रम नहीं करता ॥२१॥ उसको धर्मसे यह लोक और परलोक नहीं है धनवान्को जो फल सोमयागसे प्राप्त होता है ॥२२॥ दरिद्री उसको पंचयज्ञ द्वारा विनाही परिश्रम प्राप्त करता है. हे मुनिश्रेष्ठ ! अब प्राणाग्निहोत्रको कहूंगा

गोभ्यश्चनमइत्येवपूजांकृत्वागवेऽर्पयेत् ॥ गोग्रासेनतुगोमातासुरभिःसंप्रसीदति ॥ १८ ॥ ततोगोदोहनंकालंतिष्ठेच्चैवगृहांगणे ॥ अतिथिर्यत्र भग्नाशोगृहात्प्रतिनिवर्तते ॥ १९ ॥ सतस्मैदुष्कृतंदत्त्वापुण्यमादायगच्छति ॥ मातापितागुरुर्भ्राताप्रजादासःसमाश्रितः ॥ २० ॥ अभ्यागतोतिथिश्चाग्निरेतेपोष्याउदाहृताः ॥ एवंज्ञात्वातुयोमोहान्नकरोतिगृहाश्रमम् ॥ २१ ॥ तस्यनायंतुनपरोलोकोभवतिधर्मतः ॥ यत्फलंसोमयागेनप्राप्नोतिधनवान्द्विजः ॥२२ ॥ सम्यक्पंचमहायज्ञैर्दरिद्रस्तेनचाप्नुयात् ॥ अथप्राणाग्निहोत्रंतुवक्ष्यामिमुनिपुंगव ॥२३॥ यज्ज्ञात्वामुच्यतेजंतुर्जन्ममृत्युजरादिभिः ॥ परिज्ञानेनमुच्यंतेनराःपातककिल्बिषैः ॥२४ ॥ विधिनाभुज्यतेयेनमुच्येतसऋणत्रयात् ॥ कुलान्युद्धरतेविप्रोनरकानेकविंशतिम् ॥ २५ ॥ सर्वयज्ञफलप्राप्तिःसर्वलोकेषुगच्छति ॥ हृत्पुंडरीकमरणिर्मनोमंथानसंज्ञकम् ॥२६॥वायुरज्ज्वामथेदग्निं चक्षुरध्वर्युरेवच ॥ तर्जनीमध्यमांगुष्ठैःप्राणस्यैवाहुतिंक्षिपेत् ॥ २७ ॥ मध्यमानामिकांगुष्ठैरपानस्याहुतिंक्षिपेत् ॥ कनिष्ठानामिकांगुष्ठैर्व्यानस्यतदनंतरम् ॥ २८ ॥ कनिष्ठातर्जन्यंगुष्ठैरुदानस्याहुतिक्षिपेत् ॥ सर्वांगुलैर्गृहीत्वान्नंसमानस्याहुतिक्षिपेत् ॥ २९ ॥ स्वाहांतान्प्रणवाद्यांश्चनाममंत्रांश्चवैपठेत् ॥ मुखेचाहवनीयस्तुहृदयेगार्हपत्यकः ॥ ३० ॥

॥२३॥जिसको जानकर यह प्राणी जन्म मृत्यु जरा आदिसे छूटजाता है इसके ज्ञानसे मनुष्योंके पातक नष्ट हो जाते हैं॥२४॥जो विधिपूर्वक भोजन करता है वह तीनों ऋणसे छूट जाता है और वह ब्राह्मण ( २१ ) कुलको उद्धार करता है ॥२५॥सब यज्ञोंके फलकी प्राप्ति सब लोकोंकी प्रीति होती है हृदयकमलको अरणी मन मथानी ॥२६॥ वायुकी रज्जुकरकै अग्निको मथै चक्षुको अध्वर्यु करै मध्यमा अंगुष्ठसे प्राणकी आहुती दे ॥२७ ॥ मध्यमा अनामिका अंगुष्ठसे अपानकी आहुतिदे कनिष्ठिका अनामिका अंगुष्ठसे व्यानकी आहुति दे ॥ २८ ॥ कनिष्ठिका तर्जनी अंगुष्ठसे उदानकी आहुति दे सब अंगुलियोसे अन्नको ग्रहण करकै समानकी आहुती दे ॥ २९ ॥ सबके अन्तमें स्वाहा लगाकर 'ओं प्राणायस्वाहा' इसप्रकार नाममंत्रोंसे पढै मुखमें आहवनीय हृदयमें गार्हपत्य ॥ ३० ॥

नाभिमें दक्षिणाग्नि अधस्थानमें आवसथ्यक है वाक् होता प्राण उद्गाता चक्षु अध्वर्यु ॥ ३१ ॥ मन ब्रह्मा श्रोत्र आग्नीध्र अहंकार पशु प्रणव पय है ॥ ३२ ॥ बुद्धि पत्नीहै जिनके अधीन यह गृहाश्रमी है हृदय वेदी रोम दर्भ हैं स्रुव दोनों हाथ हैं प्राण मंत्रोंकाऋषि सुवर्णवर्ण क्षुधाग्निका ऋषि है आदित्य देवता गायत्री छन्द है ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ यह उच्चारण कर "प्राणायस्वाहा" कहे "इदमादित्यदेवायनमः" यह भी कहै ॥ ३५ ॥ अपान मंत्रका धवलाकार गोक्षीर श्रद्धा अग्नि ऋषि सोम देवता है ॥ ३६ ॥ उष्णिक् छन्द है यह कह "अपानाय स्वाहा सोमाय इदं च न मम" यह इसमें ऊह करै ॥ ३७ ॥ व्यान मंत्रका अम्बुज

नाभौचदक्षिणाग्निःस्यादधःसभ्यावसथ्यकौ ॥ वाग्घोताप्राणउद्गाताचक्षुरध्वर्युरेवच ॥ ३१ ॥ मनोब्रह्माभवेच्छ्रोत्रमाग्नीध्रस्थानएवच ॥ अहंकारःपशुश्चात्रप्रणवःपयईरितम् ॥ ३२ ॥ बुद्धिश्चपत्नीसंप्रोक्तायदधीनोगृहाश्रमी ॥ उरोवेदिस्तुरोमाणिदर्भाःस्युःस्रुक्स्रुवौकरौ ॥ ३३ ॥ प्राणमंत्रस्यचऋषीरुक्मवर्णःक्षुधाग्निकः ॥ देवतादित्यएवात्रगायत्रीच्छंदउच्यते ॥ ३४ ॥ प्राणायचतथास्वाहामंत्रांतेकीर्तयेदपि ॥ इदमादित्यदेवायनममेतिवदेदपि ॥ ३५ ॥ अपानमंत्रस्यतथागोक्षीरधवलाकृतिः ॥ श्रद्धाग्निऋषिरेवात्रसोमोवैदेवतास्मृता ॥ ३६ ॥ उष्णिक्छंदस्तथाऽपानायस्वाहेत्यपिकीर्तयेत् ॥ सोमायेदंचनममेत्यत्रोहःपरिकीर्तितः ॥ ३७ ॥ व्यानमंत्रस्यचाख्यातोंबुजवर्णहुताशनः ॥ ऋषिरुक्तोदेवताग्निरनुष्टुप्छंदईरितम् ॥ ३८ ॥ व्यानायचतथास्वाहाऽग्नयेदंनममेत्यपि ॥ उदानमंत्रस्यतथाशक्रगोपसवर्णकः ॥ ३९ ॥ ऋषिरग्निःसमाख्यातोवायुर्वैदेवतास्मृता ॥ बृहतीच्छंदआख्यातमुदानायचपूर्ववत् ॥ ४० ॥ वायवेचेदंनममएवंचैवोच्चरेद्द्विजः ॥ समानवायुमंत्रस्यविद्युद्वर्णोविरूपकः ॥ ४१ ॥ ऋषिरग्निःसमाख्यातःपर्जन्योदेवतामता ॥ पंक्तिश्छंदःसमाख्यातंसमानायचपूर्ववत् ॥ ४२ ॥ पर्जन्यायेदमित्युक्त्वापष्ठींचैवाहुतिंक्षिपेत् ॥ वैश्वानरोमहानग्निर्ऋषिर्वैपरिकीर्तितः ॥ ४३ ॥ गायत्रीच्छंदआख्यातंदेवस्त्वात्माभवेदपि ॥ स्वाहांतोमंत्रआख्यातःपरमात्मनउच्चरेत् ॥ ४४ ॥

वर्ण हुताशन ऋषि है अग्नि देवता अनुष्टुप् छन्द है ॥ ३८ ॥ "व्यानायस्वाहा अग्नय इदं नमम" कहै उदान मंत्रका शक्र गोप सवर्ण ॥ ३९ ॥ अग्नि ऋषि कहा है वायु देवता बृहती छन्द है "उदानाय स्वाहा ॥ ४० ॥ वायवेचेदं नमम" कहे समान वायु मंत्रका विद्युद्वर्ण विरूपक ॥ ४१ ॥ अग्नि ऋषि है. पर्जन्य देवता पंक्ति छन्द है "समानायस्वाहा ॥ ४२ ॥ पर्यन्यायेदं न मम" कहकर छठी आहुती दे वैश्वानर महान् अग्निमें ऋषि कहा है ॥ ४३ ॥ गायत्री छन्द आत्मा देवता है "ओं ब्रह्मणे स्वाहा" इसप्रकार कहकर "इदं न मम" कहै ॥ ४४ ॥

यह प्राणाग्निहोत्र है यह जानकर विधि करनेसे ब्रह्मत्वको प्राप्त होता है ॥ ४५ ॥ यह प्राणाग्निहोत्रविद्या संक्षेपसे कही है ॥ ४६ ॥ इति श्रीदेवी
भागवते महापुराणे एकादशस्कंधे भाषाटीकायां द्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥ नारायण बोले "अमृतापिधानम्" यह कहकर अर्थात् हे अमृतरूपी जल !
तुम हमारे भक्त अन्नके आच्छादकरूप हो, यह कह भोजनान्तमें एक गंडूष जलपान करै. फिर पात्रोंसे उच्छिष्ट भागियोंको दे॥ १ ॥जो कोई हमारे कुलमें बंधु आदि
तथा दासादि अन्नके कांक्षी हैं वे सब मेरे दिये अन्नसे तृप्तिको प्राप्त हों ॥ २ ॥ जो दुःखदायक अपुण्यस्थान है उसमें पद्मों अरबों वर्षों रहनेवाले अर्थियोंको
दिया हुआ यह उदक प्राप्त हो इससे उनकी अक्षय तृप्ति हो यह मंत्र पढकर जल दे ॥ ३ ॥ पवित्रग्रंथिको छोडकर मंडलभूमिमें निक्षेप करै जो उस कुशग्रंथिके

इदंनममचेत्येवंजातंप्राणाग्निहोत्रकम् ॥ एतज्ज्ञात्वाविधिंकृत्वाब्रह्मभूयायकल्पते ॥ ४५॥ प्राणाग्निहोत्रविद्येयंसंक्षेपात्कथिताहिते ॥ इति
श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेएकादशस्कन्धेद्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥ नारायणउवाच ॥ अमृतापिधानमित्येवमुच्चार्यसाधकोत्तमः ॥ उच्छिष्ट
भाग्भ्यःपात्रान्नंदद्याद्दंतेविचक्षणः ॥ १ ॥ येकेचास्मत्कुलेजातादासदास्योन्नकांक्षिणः ॥ तेसर्वेतृप्तिमायांतुमयादत्तेनभूतले ॥ २ ॥ रौरवेऽपु
ण्यनिलयेपद्मार्बुदनिवासिनाम् ॥ अर्थिनामुदकंदत्तमक्षय्यमुपतिष्ठतु ॥ ३ ॥ पवित्रग्रंथिमुत्सृज्यमंडलेभुविनिक्षिपेत् ॥ पात्रेतुनिक्षिपेद्यस्तुस
विप्रःपंक्तिदूषकः ॥ ४ ॥ उच्छिष्टस्तेनसंस्पृष्टःशुनाशूद्रेणचद्विजः ॥ उपोष्यरजनीमेकांपंचगव्येनशुध्यति ॥ ५ ॥ अनुच्छिष्टेनसंस्पृष्टःस्ना
नमेवविधीयते ॥ एकाहुतिप्रदानेनकोटियज्ञफलंलभेत् ॥ ६ ॥ पंचभिःपंचकोटीनांतदनंतफलंस्मृतम् ॥ प्राणाग्निहोत्रेवेत्रेयोह्यन्नदानंकरो
तिच ॥ ७ ॥ दातुश्चैवतुयत्पुण्यंभोक्तुश्चैवतुयत्फलम् ॥प्राप्नुतस्तौतदेवद्वावुभौतौस्वर्गगामिनौ ॥८॥ सपवित्रकरोभुंक्तेयस्तुविप्रोविधानतः ॥
ग्रासेग्रासेफलंतस्यपंचगव्यसमंभवेत् ॥ ९ ॥

पात्रमें डालता है वह ब्राह्मण पंक्तिदूषक है॥४॥जो उच्छिष्ट होकर कुत्ते और शूद्रको स्पर्श किया हो वा उच्छिष्टको छुआ हो तो एक रात व्रत रहकर पंचगव्यसे
शुद्धि होती है ॥५॥ जो स्वयं उच्छिष्ट अनुच्छिष्टसे स्पर्श होजाय तो स्नान करना चाहिये और एक आहुति देनेसे कोटि यज्ञका फल होता है ॥६॥पांच आहु
तिसे पांच कोटि यज्ञका फल कहा है तथा अनन्त होताहै जो प्राणाग्निहोत्र करने वालेको अन्नदान करता है ॥७॥ दाता भोक्ताको जो फल है उससे वह दोनोंही
स्वर्गगामी होते है ॥ ८ ॥ जो ब्राह्मण विधानसे पवित्र हाथकर खाता है उसको प्रत्येक ग्रासमें पंचगव्यके समान फल होता है ॥ ९ ॥

पूजाकालमें जो जप तर्पण तीनो कालकर्ता है होम ब्राह्मणभोजन मार्जनादि करता है उसको पंचांग पुरश्चरण कहते हैं ॥ १० ॥ अधःशयन करताहुआ धर्मात्मा इन्द्रिय और क्रोधजय किये लघु और मिष्टभोजी विनीत शान्त चित्त ॥ ११ ॥ नित्यही तीन सवनमें स्नान करनेवाला नित्य शुभ भाषण करनेवाला हो, स्त्री शूद्र पतित व्रात्य नास्तिक उच्छिष्टोंसे भाषण करता है ॥ १२ ॥ तथा चाण्डाल इनसे हे मुनिसत्तम ! भाषण न करै. जप होम अर्चनादिमें प्रवृत्त पुरुषको प्रणाम करै उससे भाषण न करै ॥ १३ ॥ मैथुनका आलाप और उसकी गोष्ठीभी त्यागन करै कर्म मन वचनसे यह सब अवस्थाओंमें त्यागदे ॥ १४ ॥ सर्वत्र मैथुनके त्यागसेही ब्रह्मचारी होता है, राजा और गृहस्थ दोनोंको ब्रह्मचर्य कहा है ॥ १५ ॥ ऋतुस्नाता होनेपर जो विधिपूर्वक स्त्री गमन है और संस्कार की

पूजाकालत्रयेनित्यंजपस्तर्पणमेवच ॥ होमोब्राह्मणभुक्तिश्चपुरश्चरणमुच्यते ॥१०॥ अधःशयानोधर्मात्माजितक्रोधोजितेंद्रियः ॥ लघुमिष्टहिताशीचविनीतःशांतचेतसा ॥ ११ ॥ नित्यंत्रिषवणस्नायीनित्यंसशुभभाषणः ॥ स्त्रीशूद्रपतितव्रात्यनास्तिकोच्छिष्टभाषणम् ॥ १२ ॥ चांडालभाषणंचैवनकुर्यान्मुनिसत्तम ॥ नत्वानैवचभाषेतजपहोमार्चनादिषु॥१३॥ मैथुनस्यतथालापंतद्गोष्ठीमपिवर्जयेत्॥कर्मणामनसावाचा सर्वावस्थासुसर्वदा ॥१४॥ सर्वत्रमैथुनत्यागोब्रह्मचर्यंप्रचक्षते॥राज्ञश्चैवगृहस्थस्यब्रह्मचर्यमुदाहृतम् ॥ १५ ॥ ऋतुस्नातेषुदारेषुसंगतिर्याविधानतः ॥ संस्कृतायांसवर्णायामृतुंदृष्ट्वाप्रयत्नतः॥१६॥रात्रौतुगमनंकार्यंब्रह्मचर्यंहरेन्नतत् ॥ ऋणत्रयमसंशोध्यत्वनुत्पाद्यसुतानपि ॥१७॥ तथायज्ञानिष्ठाचमोक्षमिच्छन्व्रजत्यधः ॥ अजागलस्ययज्जन्मतज्जन्मश्रुतिचोदितम् ॥ १८ ॥ अतःकार्यंतुविप्रेंद्रऋणत्रयविशोधनम् ॥ तेदेवानामृषीणांचपितॄणामृणिनस्तथा ॥ १९ ॥ ऋषिभ्योब्रह्मचर्येणपितृभ्यस्तुतिलोदकैः ॥ मुच्येद्यज्ञेनदेवेभ्यःस्वाश्रमंधर्ममाचरेत् ॥ २० ॥ क्षीराहारीफलाशीवाशाकाशीवाहविष्यभुक् ॥ भिक्षाशीवाजपेद्विद्वान्कृच्छ्रचांद्रायणादिकृत् ॥ २१ ॥

हुई भार्यामें प्रयत्नसे ऋतु देखकर ॥ १६ ॥ रात्रिमें जो गमन करता है वह ब्रह्मचर्य दूरकरनेवाला नहीं है विना देव ऋषि पितृ ऋणके शोधे संतान उत्पन्न किये बिना ॥ १७ ॥ और यज्ञोंके किये विना मोक्षकी इच्छा करनेवाला अधोगमन करता है. श्रुतिने उसका जन्म अजागलस्तनकी समान निरर्थक कहा है ॥ १८ ॥ इसकारण ब्राह्मणको तीनों ऋणका शोधन करना चाहिये, देवता ऋषि और पितरोंके ऋणी हुए पुरुष ॥ १९ ॥ ब्रह्मचर्यसे ऋषियोंके, तिलोदकसे पितरोंके और यज्ञकरनेसे देवताओंके ऋणसे छूटते हैं, इसकारण अपने आश्रमका धर्म आचरण करै ॥ २० ॥ क्षीर आहारी फलाहारी शाकाहारी हविष्यभोजी वा भिक्षाशी कृच्छ्रचान्द्रायण किये हुए जप करै ॥ २१ ॥

लवण, खार अम्लपदार्थ; गृंजन कांस्यपात्रमे भोजन, ताम्बूल भक्षण, दोवार भोजन अशुद्ध वस्त्र धारण प्रमाद ॥ २२ ॥ श्रुति स्मृतिसे विरोध और रात्रिमें जप यह सब वर्जित हैं द्यूत स्त्री और अपवादमें वृथा समय न गमावै॥ २३ ॥ स्तोत्रपाठ तथा शास्त्र आगमके अवलोकनसे देवपूजा वितावै भूमिशय्या, ब्रह्मचर्य मौनचर्या ॥२४॥ नित्य तीनों सवनमें स्नान शूद्रकर्मसे वर्जना नित्यपूजा आनंद स्तुति कीर्तन ॥ २५ ॥ नैमित्तिक अर्चन गुरुदेवतामें विश्वास यह बारह धर्म जपनिष्ठके कहे हैं जिससे सिद्धि होती है ॥२६॥ नित्य सूर्यका उपस्थानकर सन्मुखगायत्री जपै, देवताकी प्रतिमा वा अग्निमें अर्चन करै ॥ २७ ॥ स्नानपूजा

लवणंक्षारमम्लंचगृंजनंकांस्यभोजनम् ॥ तांबूलंचद्विर्भुक्तंचदुष्टवासःप्रमत्तनम् ॥ २२ ॥ श्रुतिस्मृतिविरोधंचजपंरात्रौविवर्जयेत् ॥ वृथान कालंगमयेद्द्यूतस्त्रीस्वापवादतः ॥२३॥ गमयेद्देवतापूजास्तोत्रागमविलोकनैः ॥ भूशय्याब्रह्मचारित्वंमौनचर्यातथैवच ॥ २४ ॥ नित्यंत्रिष वणस्नानंशूद्रकर्मविवर्जनम् ॥ नित्यपूजानित्यदानमानंदस्तुतिकीर्तनम् ॥२५॥ नैमित्तिकार्चनंचैवविश्वासोगुरुदेवयोः ॥ जपनिष्ठस्यधर्मा येद्वादशैतेसुसिद्धिदाः ॥ २६ ॥ नित्यंसूर्यमुपस्थायतस्यचाभिमुखोजपेत् ॥ देवताप्रतिमादौवावह्नौवाऽभ्यर्च्यतन्मुखः ॥ २७ ॥ स्नानपूजा जपध्यानहोमतर्पणतत्परः ॥ निष्कामोदेवतायांचसर्वकर्मनिवेदकः ॥ २८ ॥ एवमादींश्चनियमान्पुरश्चरणकृच्चरेत् ॥ तस्माद्द्विजःप्रसन्नात्मा जपहोमपरायणः ॥ २९ ॥ तपस्यध्ययनेयुक्तोभवेद्भूतानुकंपकः ॥ तपसास्वर्गमाप्नोतितपसाविंदतेमहत् ॥ ३० ॥ तपोयुक्तस्यसिद्ध्यंतिकर्मा णिनियतात्मनः ॥ विद्वेषणंसंहरणंमारणंरोगनाशनम् ॥ ३१ ॥ येनयेनाथऋषिणायदर्थदेवतास्तुताः ॥ ससकामःसमृद्ध्येततेषांतेषांतथात था ॥ ३२ ॥ तानिकर्माणिवक्ष्यामिविधानानिचकर्मणाम् ॥ पुरश्चरणमादौचकर्मणांसिद्धिकारकम् ॥ ३३ ॥ स्वाध्यायाभ्यसनस्यादौप्रा जापत्यंचरेद्द्विजः ॥ केशश्मश्रुलोमनखान्वापयित्वाततःशुचिः ॥ ३४ ॥

जप ध्यान होममें तथा तर्पणमें तत्पर निष्कामहो देवतामें सब कर्म अर्पण करदे॥ २८॥ इसप्रकारके नियमोंसे पुरश्चरण करै और प्रसन्न मनहो द्विज जप होममें परायण रहै॥ २९॥तप और अध्ययनमें युक्त प्राणियोंपर दया करनेवाला रहै तपसे हीस्वर्ग और तपसेही महत्व प्राप्त होताहै॥ ३०॥जितेन्द्रिय तपस्वीके सबकर्म सिद्ध होते हैं विद्वेषण,संहरण,मारण,रोगनाशन॥ ३१॥जिस२निमित्त ऋषियोंने देवताओंकी स्तुति की है उनके वह वह काम सिद्ध होते हैं॥ ३२॥वह कर्म और उन कर्मोंके विधान कहता हूं पहले पुरश्चरण कर्मोंकी सिद्धि करने वाला है॥ ३३॥पहले स्वाध्यायके अभ्यासके आदिमें ब्राह्मण प्राजापत्य व्रत करै, बाल,डाढी, मूछ, लोम,

महासिद्धिका देनेवाला है, जो सावधान हो सन्ध्याकालमें यह स्तोत्र पढते हैं ॥ २५ ॥ अपुत्रको पुत्रकी प्राप्ति धनार्थीको धन मिलता है, सब तीर्थ तप दान यज्ञ योगका फल मिलता है ॥ २६ ॥ वह चिरकाल भोग भोगकर अन्तमें मोक्षको प्राप्त होता है तपस्वियोंका किया स्तोत्र जो स्नानकालमें पढते हैं ॥ २७॥ और जहां कहीं जलमें स्नान करै उनको सन्ध्याके मज्जनका फल मिलता है इसमें सन्देह नहीं. हे नारद ! यह सत्य है ॥ २८ ॥ जो भक्तिसे सुनै वह सब पापोंसे छूटजाता है हे नारद ! मैंने यह स्तोत्र तुमसे कहा सन्ध्याके उद्देशसे अमृतके समान है ॥२९॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां गायत्रीस्तोत्रं नाम पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ नारदजी बोले हे भगवन् ! सब धर्मोंके जाननेवाले सब शास्त्रमें पण्डित आपके मुखसे श्रुति स्मृति पुराणोंका रहस्य

अपुत्रःप्राप्नुयात्पुत्रंधनार्थीधनमाप्नुयात्॥सर्वतीर्थतपोदानयज्ञयोगफलंलभेत् ॥२६॥भोगान्भुक्त्वाचिरंकालमंतेमोक्षमवाप्नुयात्॥ तपस्विभिः कृतंस्तोत्रंस्नानकालेतुयःपठेत्॥२७॥यत्रकुत्रजलेमग्नःसंध्यामज्जनजंफलम्॥लभतेनात्रसंदेहःसत्यंसत्यंचनारद ॥२८॥ शृणुयाद्योपितद्भक्त्या सतुपापात्प्रमुच्यते ॥ पीयूषसदृशंवाक्यंसंध्योक्तंनारदेरितम् ॥२९॥इतिश्रीदेवीभागवतेम०द्वादशस्कंधेगायत्रीस्तोत्रंनामपंचमोऽध्यायः॥५॥ नारदउवाच ॥ भगवन्सर्वधर्मज्ञसर्वशास्त्रविशारद ॥ श्रुतिस्मृतिपुराणानांरहस्यंत्वन्मुखाच्छ्रुतम् ॥१॥ सर्वपापहरंदेवयेनविद्याप्रवर्तते ॥ केन वाब्रह्मविज्ञानंकिंनुवामोक्षसाधनम् ॥२॥ ब्राह्मणानांगतिःकेनकेनवामृत्युनाशनम् ॥ ऐहिकामुष्मिकफलंकेनवापद्मलोचन ॥३॥ वक्तुमर्हस्यशे षेणसर्वंनिखिलमादितः ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ साधुसाधुमहाप्राज्ञसम्यक्पृष्टंत्वयाऽनघ ॥४ ॥ शृणुवक्ष्यामियत्नेनगायत्र्यष्टसहस्रकम् ॥ नाम्नांशुभानांदिव्यानांसर्वपापविनाशनम् ॥५॥ सृष्ट्यादौयद्भगवतापूर्वंप्रोक्तंब्रवीमिते ॥ अष्टोत्तरसहस्रस्यऋषिर्ब्रह्माप्रकीर्तितः ॥६ ॥छंदोनु ष्टुप्तथादेवीगायत्रीदेवतास्मृता ॥ हलोबीजानितस्यैवस्वराःशक्तयईरिताः ॥ ७ ॥ अंगन्यासकरन्यासावुच्येतेमातृकाक्षरैः ॥ अथध्यानंप्रव क्ष्यामिसाधकानांहितायवै ॥८॥ रक्तश्वेतहिरण्यनीलधवलैर्युक्तांत्रिनेत्रोज्ज्वलांरक्तांरक्तनवस्रजंमणिगणैर्युक्तांकुमारीमिमाम् ॥ गायत्रीकमला सनांकरतलव्यानद्धकुंडांबुजांपद्माक्षीचवरस्रजंचदधतींहंसाधिरूढांभजे ॥ ९ ॥

सुना ॥ १ ॥ अब किससे सब पापहारिणी विद्याकी प्रवृत्ति होती है किससे ब्रह्मविज्ञान और मोक्षका साधन होता है ॥२॥ किससे ब्राह्मणोंकी गति और किससे मृत्युका साधन होता है हे पद्मलोचन ! किसके द्वारा दोनो लोकोंका साधन प्राप्त होता है ॥ ३ ॥ वह आदिसे आप सब वर्णन कीजिये श्रीनारायण बोले हे महाभाग ! धन्य हो तुमने भलीबात पूँछी ॥ ४ ॥ सुनो मैं यत्नसे गायत्रीके एक सहस्र आठ नामोंको वर्णन करता हूं जो शुभ दिव्य और सम्पूर्ण पापोंके नाशक हैं ॥ ५ ॥ जो सृष्टिकी आदिमें पूर्वमें भगवान्‌ने कहे सो मैं आपसे सब कहता हूं, इन १००८ नामोंके ब्रह्मा ऋषि॥६॥ अनुष्टुप्छन्द, गायत्रीदेवी, हल्अक्षर बीज और स्वर शक्तियें हैं॥७॥मातृकाअक्षरोंसे अंगन्यास करन्यास होता है अब साधकोंके हितके निमित्त ध्यान कहता हूं॥८॥लाल श्वेत हिरण्य नील धवल

वर्णके मणिगणोसे युक्त तीनों नेत्रोंसे उज्ज्वल अरुण वर्ण लाल फूलोंकी नवीन माला पहरे कुमारी कमलासनपर आरूढ कण्डिका और कमल धारण किये कमललोचनी इष्ट अक्षमाला पहरे हंसारूढ गायत्रीको भजताहूं ॥ ९ ॥ [ अकारादि ३५ ] नाम कहते हैं अचिन्त्यलक्षणवाली अव्यक्ता ( अस्पष्टनामरूपवाली ) अर्थमातृमहेश्वरी अमृतसागरके मध्यमें स्थित अजिता, अपराजिता ॥ १० ॥ अणिमादि गुणोंकी आधार अर्कमंडलमें स्थित अजरा अजा, अपरा अधर्मा ( जातिआदि धर्मसे रहित ) अक्षसूत्रकी धारण करनेवाली अधरा ( निकृष्टरूपा ) ॥ ११ ॥ अकारसे आदि लेकर क्षकार पर्यन्त, अरिषड्वर्गकी भेदकरनेवाली, अंजनाद्रिकी समान कान्तिवाली अंजनाद्रिपर निवास करनेवाली ॥ १२ ॥ अदिति ( देवमाता ) अजपा ( गायत्री ) अविद्या अरविन्दलोचनी अन्तर वाहरमें स्थित अविद्या जीव उपाधिकी ध्वंस करनेवाली अन्तरात्मिका ॥ १३ ॥ अजा, अजमुखा ( ब्रह्ममुखमें निवासकरनेवाली )

अचिंत्यलक्षणाव्यक्ताप्यर्थमातृमहेश्वरी ॥ अमृतार्णवमध्यस्थाप्यजिताचापराजिता ॥ १० ॥ अणिमादिगुणाधाराप्यर्कमंडलसंस्थिता ॥
अजराऽजाऽपराऽधर्माअक्षसूत्रधराऽधरा ॥ ११ ॥ अकारादिक्षकारांताप्यारिषड्वर्गभेदिनी ॥ अंजनाद्रिप्रतीकाशाप्यंजनाद्रिनिवासिनी ॥ १२ ॥
अदितिश्चाजपाविद्याप्यरविंदनिभेक्षणा ॥ अंतर्बहिःस्थिताविद्याध्वंसिनीचांतरात्मिका ॥ १३ ॥ अजाचाजमुखावासाप्यरविंदनिभानना ॥ अर्धमात्रार्थदानज्ञाप्यरिमंडलमर्दिनी ॥ १४ ॥ असुरघ्नीह्यमावास्याप्यलक्ष्मीघ्न्यंत्यजार्चिता ॥ आदिलक्ष्मीश्चादिशक्तिराकृतिश्चायतानना ॥ १५ ॥ आदित्यपदवीचाराप्यादित्यपरिसेविता ॥ आचार्यावर्तनाचाराप्यादिमूर्तिनिवासिनी ॥ १६ ॥ आग्नेयीचामरीचाद्याचाराध्याचासनास्थिता ॥ आधारनिलयाधाराचाकाशांतनिवासिनी ॥ १७ ॥ आद्याक्षरसमायुक्ताचांतराकाशरूपिणी ॥ आदित्यमंडलगताचांतरध्वांतनाशिनी ॥ १८ ॥ इंदिराचेष्टदाचेष्टाचेंदीवरनिभेक्षणा ॥ इरावतीचेंद्रपदाचेंद्राणीचेंदुरूपिणी ॥ १९ ॥

अवासा अरविन्दसे मुखवाली अर्धमात्रा, अर्थदानज्ञा ( चारों पुरुषार्थके दानकी ज्ञाता ) अरिमण्डलकी मर्दन करनेवाली ॥ १४ ॥ असुरोंकी नाशक अमावास्या अलक्ष्मीनाशक अन्त्यजार्चिता ( मातंगीरूपसे पूजित ) [ आकारादि २२ नाम ] आदिलक्ष्मी आदिशक्ति आकृति आयतानना ( विस्तृतमुखवाली ) ॥ १५ ॥ आदित्यमार्गमें विचरण करनेवाली अदितिपुत्रोंसे सेवित आचार्या ( स्वयं व्याख्यात्री ) आवर्तना जगत्की आवर्तन करनेवाली आचारा दक्षिणाचारादि आचारवाली आदिमूर्ति ब्रह्ममें निवास करनेवाली ॥ १६ ॥ आग्नेयीदिशारूप आमरी अमरावतीरूपवाली आद्या आराध्या आसनमें स्थित आधारनिलया मूलाधारमे निवासवाली आधारा ( सबकी आधारा कुंडलिनीरूप ) आकाशान्तनिवासिनी ( अहंकार तत्वमे स्थित ) आद्याक्षरसे युक्त अन्तराकाश अर्थात् दहराकाशरूपवाली आदित्यमण्डलमें प्राप्त, अन्तरध्वान्त अविद्या अंधकारकी नाशिनी ॥ १७ ॥ १८ ॥ [ इकारादि १५ नाम ] इन्दिरा इष्टदा,

इष्टा, इन्दीवर कमलकी समान नेत्रवाली, इरावती ( भवाक् सुराम्बुमती ) इन्द्रपदा, इन्द्राणी इन्दुरूपिणी ॥ १९ ॥ इक्षु पौड्रक इक्षु धनुषसे युक्त इषुसंधान करनेवाली, इन्द्रनीलमणिके समान आकारवाली इडा पिंगलारूपवाली॥ २० ॥ इन्द्राक्षी ( शताक्षी ) [ईकारादि दो नाम]ईश्वरीदेवी, ईहात्रयवर्जिता (तीनों इच्छा ओंसे रहित ) [ उकारादि आठनाम ] उमा, उषा, उडुनिभा, ( नक्षत्रसमान ) उर्वारुकफल कर्कटी फलकी समान मुखवाली ॥ २१ ॥ उडुप्रभा, उडुमती, उडुपा पोतरूपिणी ) उडुमध्यगामिनी, [ ऊकारादि ५ नाम ] ऊर्ध्वा ऊर्ध्वकेशी,ऊर्ध्व और अधो ऊंच नीच गतिकी भेदनकरनेवाली ॥ २२॥ ऊर्ध्ववाहुप्रिया,ऊर्मिमाला वा ग्रन्थदायिनी समुद्रवत् कविनारूप ग्रंथकी देनेवाली ऋकारादि १३ नाम ऋत ( सत्य )ऋषि (वेदरूप) ऋतुमती ऋषिदेवताओसे नमस्कृत ॥ २३॥ ऋग्वेदा, ऋणहर्त्री (ऋषिमण्डलमे विचरण करनेवाली, ऋद्धि ऋजुमार्गमे स्थित ऋजुधर्मवाली, ऋतुदायिनी॥ २४॥ ऋग्वेदनिलया ऋज्वी,[ऌकारादि ॡकारादि अप्रसिद्ध होनेसे नहीं कहे

इक्षुकोदंडसंयुक्ताचेषुसंधानकारिणी ॥ इंद्रनीलसमाकाराचेडापिंगलरूपिणी ॥ २० ॥ इंद्राक्षीचेश्वरीदेवीचेहात्रयविवर्जिता ॥ उमाचोषा
ह्युडुनिभाउर्वारुकफलानना ॥ २१ ॥ उडुप्रभाचोडुमतीह्युडुपाह्युडुमध्यगा ॥ ऊर्ध्वंचाप्यूर्ध्वकेशीचाप्यूर्ध्वाधोगतिभेदिनी ॥ २२ ॥ऊर्ध्व
वाहुप्रियाचोर्मिमालावाग्ग्रंथदायिनी ॥ ऋतंचर्षिर्ऋतुमतीऋषिदेवनमस्कृता ॥ २३ ॥ ऋग्वेदाऋणहर्त्रीचऋषिमंडलचारिणी ॥ ऋद्धिदा
ऋजुमार्गस्थाऋजुधर्माऋतुप्रदा ॥ २४ ॥ ऋग्वेदनिलयाऋज्वीलुप्तधर्मप्रवर्तिनी॥लूतारिवरसंभूतालूतादिविषहारिणी॥२५॥एकाक्षराचैकमा
त्राचैकाचैकैकनिष्ठिता॥ऐंद्रीह्यैरावतारूढाचैहिकामुष्मिकप्रदा॥२६॥ ओंकाराह्योषधीचोताचोतप्रोतनिवासिनी ॥ और्वाह्यौषधसपन्नाऔपा
सनफलप्रदा ॥२७॥ अंडमध्यस्थितादेवीचाःकारमनुरूपिणी ॥ कात्यायनीकालरात्रिःकामाक्षीकामसुन्दरी ॥२८ ॥ कमलाकामिनीकांता
कामदाकालकंठिनी ॥ करिकुंभस्तनभराकरवीरसुवासिनी ॥ २९ ॥

लकारादिके यहां लकारके जानने ] लुप्तधर्मोंको प्रवृत्त करनेवाली लतारिवरसंभूता, लूता ( मकरी ) आदिके विषकी हरनेवाली ॥ २५॥ [ एकारादि ४ नाम ] एकाक्षरा, एकमात्रा, एका, एकैकनिष्ठिता [ ऐकारादि ३ नाम ] ऐन्द्री ऐरावतपर आरूढ, ऐहिक इस लोक और परलोकमें फल देनेवाली [ ओकारादि४नाम ] ओकारा, ओषधी ओता ओतप्रोता [ सूतकी समान सबके अभ्यन्तरमें व्याप्त ] [ औकारादि ३ नाम ] और्वा भूमिमे होनेवाली, औषधसम्पन्ना औपासन उपासना वालोंको फल देनेवाली॥ २६ ॥ २७॥ [अं आदि एक नाम ] अंडमध्यमें स्थित देवी [ अःकारादि नाम ] अःकार विसर्ग रूप मंत्रके रूपवाली[ककारादि१६नाम] कात्यायनी, कालरात्रि, कामाक्षी, कामसुन्दरी ॥२८॥ कामला, कामिनी, कान्ता, कामदा, कालकंठिनी, करिकुंभस्तनभरा, करवीरसे पूजित हो वहां निवास

करनेवाली ॥२९॥ कल्याणी, कुंडलवती, कुरुक्षेत्रनिवासिनी, कुरुविन्द रत्नके दलकी समान आकारवाली, कुंडली, कुमुदालया ॥ ३० ॥ कालजिह्वा, करालमुखी, कालिका, कालरूपिणी, कमनीयगुणवाली, कांति, कलाधारा, कुमुद्वती॥ ३१ ॥ कौशिकी, कमलाकारा, कामचारकी ध्वंसकरनेवाली, कौमारी, करुणापांगी, ककुबन्ता, (दिशाओंकी अवसानरूप) करिप्रिया ॥ ३२ ॥ केशरीरूप केशवसे स्तुतिको प्राप्त, कदम्बपुष्पकी इच्छावाली, कालिन्दी, कालिका, कांची, कलशोद्भव अगस्त्यसे स्तुतिको प्राप्त होनेवाली ॥ ३३ ॥ काममाता, ऋतुमती, कामरूपा, कृपावती, कुमारी, कुंडनिलया अग्निहोत्रमें स्थित किराती, कीरवाहना ॥ ३४ ॥ कैकेयी, कोकिलाकी समान शब्द करनेवाली, केतकीरूपा, कुसुमप्रिया, कमंडलुधरा, काली, कर्मकी निर्मूल करनेवाली ॥ ३५ ॥ कलहंसगति, कक्षा, कृतकौतुकमंगला, कस्तूरीतिलका, कम्रा, सुन्दरी, करीन्द्रसमान गमनवाली कुहू ॥ ३६ ॥ कर्पूरलेपना, कृष्णा, कपिला, कुहराश्रया, कूटस्था, कुधरा, (पर्वतधारिणी) कम्रा, कुक्षिस्थाखिलविष्टपा ॥ ३७ ॥ [ खकारादि ११ नाम, ] खड्गखेटकरा, खर्वा, खेचरी, खगवाहना, खट्वांगधारिणी, ख्याता, खगराजपर स्थित ॥ ३८ ॥ खलनाशिनी, खंडितजरा, खंडाख्यानकी देनेवाली, खण्डेन्दुतिलका; [ गकारादि ॥ ३६ ॥ नाम, ] गंगा, गणेशगुहपूजिता ॥ ३९ ॥ गायत्री, गोमती, गीता, गान्धारी, गानलोलुपा, गौतमी गामिनी, गाधा, ( प्रतिष्ठारूपिणी ) गन्धर्वाप्सरोंसे सेवित ॥ ४० ॥ गोविन्दचरणाक्रान्ता, गुणत्रयविभाविता, गंधर्वी, गह्वरी, गोत्रा, ( पृथ्वी ) गिरीशा, गहना, गमी ( पर्यालोचन करनेवाली ) ॥ ४१ ॥ गुहावासा, गुणवती, गुरुपापप्रणाशिनी, गुर्वी, गुणवती

कल्याणीकुंडलवतीकुरुक्षेत्रनिवासिनी ॥ कुरुविंददलाकाराकुंडलीकुमुदालया ॥ ३० ॥ कालजिह्वाकरालास्याकालिकाकालरूपिणी ॥
कमनीयगुणाकांतिःकलाधाराकुमुद्वती ॥३१ ॥ कौशिकीकमलाकाराकामचारप्रभंजिनी॥कौमारीकरुणापांगीककुबंताकरिप्रिया ॥ ३२ ॥
केसरीकेशवनुताकदंबकुसुमप्रिया ॥ कालिंदीकालिकाकांचीकलशोद्भवसंस्तुता ॥ ३३ ॥ काममाताक्रतुमतीकामरूपाकृपावती॥ कुमा
रीकुण्डनिलयाकिरातीकीरवाहना ॥ ३४ ॥ कैकेयीकोकिलालापाकेतकीकुसुमप्रिया॥ कमंडलुधराकालीकर्मनिर्मूलकारिणी ॥३५॥ कलहं
सगतिःकक्षाकृतकौतुकमंगला ॥ कस्तूरीतिलकाकम्राकरींद्रगमनाकुहूः ॥ ३६ ॥ कर्पूरलेपनाकृष्णाकपिलाकुहराश्रया ॥ कूटस्थाकुधरा
कम्राकुक्षिस्थाखिलविष्टपा ॥ ३७ ॥ खड्गखेटकराखर्वाखेचरीखगवाहना ॥ खट्वांगधारिणीख्याताखगराजोपरिस्थिता ॥ ३८ ॥ खल
घ्नीखंडितजराखंडाख्यानप्रदायिनी ॥ खण्डेन्दुतिलकागङ्गागणेशगुहपूजिता ॥ ३९ ॥ गायत्रीगोमतीगीतागांधारीगानलोलुपा ॥गौतमीगा
मिनीगाधागंधर्वाप्सरसेविता ॥४०॥ गोविंदचरणाक्रांतागुणत्रयविभाविता ॥ गंधर्वीगह्वरीगोत्रागिरीशागहनागमी ॥ ४१ ॥ गुहावासागुण
वतीगुरुपापप्रणाशिनी ॥ गुर्वीगुणवतीगुह्यागोप्तव्यागुणदायिनी ॥४२ ॥

गुह्या गोप्तव्या, गुणदायिनी ॥ ४२ ॥ गिरिजा, गुह्यमातंगी, गरुडध्वजकी प्रिया, गर्वापहारिणी, गोदा, गोकुलस्था, गदाधरा ॥ ४३ ॥ गोकर्णस्थानमें आसक्त गुह्य मण्डलमें निवास करनेवाली [ घकारादि १४ नाम ] घर्मदा, घनदा, घंटा, घोरदानवमर्दिनी ॥ ४४ ॥ घृणि ( सूर्य ) मंत्रमयी, घोषा, घनसंतापदायिनी, घंटारवप्रिया, घ्राणा घृणिसंतुष्टिकारिणी ॥ ४५ ॥ घनारिमंडला, घूर्णा, घृताची, घनवेगिनी, [ ङकार अप्रसिद्ध है ज्ञकारका नाम एक है ] ज्ञानधातुमयी ( चिद्धातुमय ) [ चकारादि ४९ नाम ] चर्चा ( भाषणादि ) चर्चिता, चारुहासिनी ॥ ४६ ॥ चटुला, चंडिका, चित्रा, चित्रमाल्यसे विभूषित, चतुर्भुजा, चारुदंता, चातुरी, चरितप्रदा ॥ ४७ ॥ चूलिका, चित्रवस्त्रान्ता, चन्द्रमारूप कानोंमें कुंडलधारणकरनेवाली चन्द्रहासा, चारुदात्री, चकोरी, चन्द्र

**गिरिजागुह्यमातंगीगरुडध्वजवल्लभा ॥ गर्वापहारिणीगोदागोकुलस्थागदाधरा ॥ ४३ ॥ गोकर्णनिलयासक्तागुह्यमंडलवर्तिनी ॥ घर्मदाघनदाघंटाघोरदानवमर्दिनी ॥ ४४ ॥ घृणिमंत्रमयीघोषाघनसंपातदायिनी ॥ घंटारवप्रियाघ्राणाघृणिसंतुष्टकारिणी ॥ ४५ ॥ घनारिमंडलाघूर्णाघृताचीघनवेगिनी ॥ ज्ञानधातुमयीचर्चाचर्चिताचारुहासिनी ॥ ४६ ॥ चटुलाचंडिकाचित्राचित्रमाल्यविभूषिता ॥ चतुर्भुजाचारुदंताचातुरीचरितप्रदा ॥४७॥ चूलिकाचित्रवस्त्रांताचन्द्रमःकर्णकुण्डला ॥ चन्द्रहासाचारुदात्रीचकोरीचन्द्रहासिनी ॥ ४८ ॥ चन्द्रिकाचन्द्रधात्रीचचौरीचौराचचंडिका ॥ चंचद्वाग्वादिनीचन्द्रचूडाचोरविनाशिनी ॥ ४९ ॥ चारुचन्दनलिप्तांगीचंचच्चामरवीजिता ॥ चारुमध्याचारुगतिश्चंदिलाचन्द्ररूपिणी ॥५०॥ चारुहोमप्रियाचार्वाचरिताचक्रबाहुका ॥ चन्द्रमडलमध्यस्थाचन्द्रमंडलदर्पणा ॥ ५१ ॥ चक्रवाकस्तनीचेष्टाचित्राचारुविलासिनी ॥ चित्स्वरूपाचन्द्रवतीचन्द्रमाश्चंदनप्रिया ॥ ५२ ॥ चोदयित्रीचिरप्रज्ञाचातकाचारुहेतुकी ॥ छत्रयाताछत्रधराछायाछंदःपरिच्छदा ॥ ५३ ॥ छायादेवीछिद्रनखाछन्नेन्द्रियविसर्पिणी ॥ छंदोनुष्टुप्प्रतिष्ठांताछिद्रोपद्रवभेदिनी ॥ ५४ ॥**

हासिनी ॥ ४८ ॥ चंद्रिका, चन्द्रधात्री, चौरी चौरा ( औषधि विशेषरूपा ) चंडिका, चंचद्वाग्वादिनी, चन्द्रचूडा, चोरविनाशिनी ॥ ४९ ॥ चारुचंदनलिप्तांगी ( सुन्दर चन्दनसे लिप्त अंगवाली ) चंचत् चलायमान चामरोंसे वीजित, चारुमध्यभागवाली, चारुगति, चंदिला ( कर्णाटक देशमें प्रसिद्ध देवता ) चन्द्ररूपिणी ॥ ५० ॥ चारुहोमप्रिया, चार्वा, चरिता, चक्रबाहुका, चन्द्र मंडलके मध्यमे स्थित चन्द्रमण्डल दर्पणवाली ॥ ५१ ॥ चक्रवाकके समान स्तनवाली, चेष्टा चित्रा, चारुविलासिनी, चित्स्वरूपा, चन्द्रवती, चन्द्रमा, चन्दनप्रिया ॥ ५२ ॥ चोदयित्री ( प्रेरणा करनेवाली ) चिरप्रज्ञा, चारुहेतुकी जगत् निर्माणमे सुन्दरहेतुवाली ( छकारादि १४ नाम ) छत्रयाता छत्रधरा, छाया, छन्दः परिच्छन्दा ॥ ५३ ॥ छायादेवी ( स्वामिनी ) छिद्रनखा रन्ध्र



युक्त नखोंवाली, छन्नेन्द्रियविसर्पिणी ( इन्द्रियजित् योगियोंके निकट जानेवाली ) छन्दोनुष्टुप् प्रतिष्ठान्ता ( अनुष्टुप् ) छन्दवाले मंत्रसे जानने योग्य छिद्रोपद्रवभेदिनी ( कपटके उपद्रव नाशनेवाली ) ॥ ५४ ॥ छेदा, छत्रेश्वरी, छिन्ना, छूरिका, छेदनप्रिया [ जकारादि ४० नाम ] जननी, जन्मरहिता, जातवेदा, जगन्मयी, जाह्नवी, जटिला, जेत्री, जरामरणसे वर्जित, जम्बूद्वीपवती, ज्वाला, जयन्ती, जलशालिनी ॥ ५५ ॥ ५६ ॥ जितेन्द्रिया जितक्रोधा, जितामित्रा, जगत्प्रिया, जातरूपमयी, जिह्वा, जानकी, जगती, जरा, ॥ ५७ ॥ जनित्री, जह्नुतनया, जगत्त्रयहितैषिणी, ज्वालामुखी, जपवती, ज्वरघ्नी, जितविष्टपा ॥ ५८ ॥ जिताक्रान्तमयी,( जयसे आक्रान्त पुरुषमयी ) ज्वाला, जाग्रती, ज्वरदेवता, ज्वलंती, जलदा, ज्येष्ठा, ज्याघोषास्फोटदिङ्मुखी ( ज्याघोषसे,

छेदाछत्रेश्वरीछिन्नाछुरिकाछेदनप्रिया॥जननीजन्मरहिताजातवेदाजगन्मयी॥५५॥ जाह्नवीजटिलाजेत्रीजरामरणवर्जिता॥जंबूद्वीपवतीज्वालाजयंतीजलशालिनी॥५६॥जितेंद्रियाजितक्रोधाजितामित्राजगत्प्रिया ॥ जातरूपमयीजिह्वाजानकीजगतीजरा॥५७॥ जनित्रीजह्नुतनयाजगत्त्रयहितैषिणी॥ ज्वालामुखीजपवतीज्वरघ्नीजितविष्टपा॥५८॥जिताक्रांतमयीज्वालाजाग्रतीज्वरदेवता ॥ज्वलंतीजलदाज्येष्टाज्याघोषास्फोटदिङ्मुखी॥५९॥जंभिनीजृंभणाजृंभाज्वलन्माणिक्यकुंडला॥झिंझिकाझणनिर्घोषाझंझामारुतवेगिनी॥६०॥झल्लरीवाद्यकुशलाञरूपाञभुजास्मृता॥टंकबाणसमायुक्ताटंकिनीटंकभेदिनी ॥६१॥टंकीगणकृताघोषाटंकनीयमहोरसा ॥टंकारकारिणीदेवीठठशब्दनिनादिनी॥६२॥डामरीडाकिनीडिंभाडुंडमारैकनिर्जिता ॥ डामरीतंत्रमार्गस्थाडमड्डमरुनादिनी ॥६३॥ डिंडीरवसहाडिंभलसत्क्रीडापरायणा॥ ढुंढिविघ्नेशजननीढक्काहस्ताढिलिव्रजा ॥ ६४ ॥

दिशाओंके मुख फोडनेवाली ) ॥ ५९ ॥ जंभिनी, जृंभणा, जंभा, ज्वलितमाणिक्यके कुंडलवाली [ झकारादि ४ नाम ] झिंझिका, झणनिर्घोषा, झंझामारुतवेगिनी(सवृष्टि पवनके वेगवाली)॥६०॥झल्लरी, बाजेमें कुशल[ञकारादि२नाम]ञरूपा(बलीवर्दरूपा)ञभुजास्मृता (श्यामलांगिका वा बलीवर्दकी समान भुजावाली) [टकारादि ६नाम]टंकबाणसे युक्त, टंकिनी, टंकभेदिनी॥६१॥टंकीगण रुद्रवत् घोष करनेवाली, टंकनीयमहोरसा (वर्णनयोग)महाउरस्थलवाली, टंकार कारिणी देवी [ ठकारादि एकनाम] ठठशब्दसे नाद करनेवाली ॥६२ ॥ [डकारादि आठ नाम] डामरी, डाकिनी, डिंभा, ( बालक रूप ) डुंडुमारैकनिर्जिता, डामरीतन्त्रमार्गस्था (डामरी तन्त्रके मार्गमें स्थित) डमड्डमरुनादिनी॥६३॥डिंडीनामक बाजेके शब्दको सहन करनेवाली, डिंभलसत् क्रीडापरायण(ढकारादि३नाम)



ढुंढि विघ्नेशकी माता,ढक्का बाजा हाथमें धारण करनेवाली,ढिलिव्रजा (ढिलिनामक शिवगणके समुदायवाली )॥६४॥णकारादि नाम अप्रसिद्ध हैं उसके स्थानमें
पांच नकारादि कहते हैं नित्यज्ञानवाली,निरुपमा,निर्गुणा,नर्मदा नदीरूप[तकारादि ६२ नाम ]त्रिगुणा, त्रिपदा,तंत्री वीणारूप, तुलसी,तरुणा, तरु ॥ ६५ ॥
त्रिविक्रमपदाक्रान्ता,तुरीया पदमें गमन करनेवाली,तरुण आदित्यके समान प्रकाशवाली,तामसी,तुहिनातुरा॥६६॥त्रिकालज्ञानसे सम्पन्न,त्रिवली,त्रिलोचना,त्रिश
क्ति,त्रिपुरा,तुंगा,तुरंगवदना॥६७॥॥तिमिंगिलगिला,तीव्रा,त्रिस्रोता,तामसादिनी तंत्र मंत्रकी विशेषरूपसे ज्ञाता,तनुमध्या,त्रिविष्टपा॥६८॥त्रिसंध्यारूप,त्रिस्तनी,
तोषासंस्था(संतोषमे स्थित)तालप्रतापिनी,ताटंकिनी,तुषाराभा(तुपारकी समान कान्तिवाली)तुहिनाचलवासिनी॥६९॥ तंतुजालसे युक्त,तारहारावलिप्रिया,तिलहोम

नित्यज्ञानानिरुपमानिर्गुणानर्मदानदी॥त्रिगुणात्रिपदातंत्रीतुलसीतरुणातरुः ॥६५॥ त्रिविक्रमपदाक्रांतातुरीयपदगामिनी ॥ तरुणादित्यसंका
शातामसीतुहिनातुरा ॥६६॥ त्रिकालज्ञानसंपन्नात्रिवलीचत्रिलोचना ॥ त्रिशक्तिस्त्रिपुरातुंगातुरंगवदनातथा॥६७॥ तिमिंगिलगिलातीव्रात्रि
स्रोतातामसादिनी ॥ तंत्रमंत्रविशेषज्ञातनुमध्यात्रिविष्टपा॥६८॥त्रिसन्ध्यात्रिस्तनीतोषासंस्थातालप्रतापिनी ॥ ताटंकिनीतुषाराभातुहिना
चलवासिनी ॥६९॥ तंतुजालसमायुक्तातारहारावलिप्रिया ॥ तिलहोमप्रियातीर्थातमालकुसुमाकृतिः ॥७०॥ तारकात्रियुतातन्वीत्रिशंकुपरि
वारिता ॥ तलोदरीतिलाभूषाताटंकप्रियवाहिनी॥७१॥त्रिजटातित्तिरीतृष्णात्रिविधातरुणाकृतिः॥तप्तकांचनसंकाशातप्तकांचनभूषणा॥७२॥
त्रैयंबकात्रिवर्गाचत्रिकालज्ञानदायिनी ॥ तर्पणातृप्तिदातृप्तातामसीतुंबुरुस्तुता ॥७३ ॥ तार्क्ष्यस्थात्रिगुणाकारात्रिभंगीतनुवल्लरिः ॥ थात्का
रीथारवाथांतादोहिनीदीनवत्सला ॥७४॥ दानवांतकरीदुर्गादुर्गासुरनिबर्हिणी ॥ देवरीतिर्दिवारात्रिर्द्रौपदीदुंदुभिस्वना ॥७५॥ देवयानीदु
रावासादारिद्र्योद्भेदिनीदिवा ॥ दामोदरप्रियादीप्तादिग्वासादिग्विमोहिनी॥७६॥दंडकारण्यनिलयादंडिनीदेवपूजिता॥ देववंद्यादिविषदाद्वे
षिणीदानवाकृतिः ॥ ७७ ॥

प्रिया,तीर्था,तमालकुसुमके समान आकृतिवाली॥७०॥तारका,त्रियुता (तीन गुण वा तीनवेदसे युक्त)तन्वी,त्रिशंकुसे परिवारित, तलोदरी,तिलाभूषा,ताटंकप्रियवा
हिनी॥७१॥त्रिजटा,तित्तिरी,तृष्णा,त्रिविधा,तरुणाकृति, तप्तकांचनके समान तप्तकांचनके भूषणोंवाली ॥७२॥ त्रैयम्बका,त्रिवर्गा, त्रिकालका ज्ञान देनेवाली,
तर्पणा,तृप्तिदा, तृप्ता,तामसी,तुम्बुरुस्तुता ॥७३॥ तार्क्ष्यस्था, त्रिगुणाकारा,त्रिभंगी,तनुवल्लरि,[थकारादि३नाम]थात्कारी (शब्दकारी) थारवा(भयसे रक्षा करने
वाली) थान्ता (मंगलकी पर्यवसानभूमि) [दकारादि२७नाम] दोहिनी,दीनवत्सला,॥७४॥ दानवान्तकरी,दुर्गा,दुर्गासुरनिबर्हिणी, भयंकर असुरकी मारनेवाली,
देवरीति,दिवारात्रि,द्रौपदी,दुंदुभिस्वना॥७५॥देवयानी,दुरावासा,दारिद्र्यभेदिनी,दिवा,दामोदरकी प्रिया,दीप्ता,दिग्वासा. दिग्विमोहिनी ॥ ७६ ॥ दण्डकारण्यमें

निवासवाली दण्डिनी,देवपूजिता,देवताओंसे नमस्कृत, दिविषदा,द्वेषिणी,दानवाकृति ॥७७॥दीनानाथस्तुता. दीक्षास्वरूप, देवतादिस्वरूपिणी, [ धकारादि २० नाम ] धात्री,धनुर्धरा,धेनु, धारिणी,धर्मचारिणी, ॥७८॥ धुरंधरा,धराधारा, धनदा, धान्यदोहिनी, धर्मशीला, धनाध्यक्षा, धनुर्वेदविशारदा ॥ ७९ ॥ धृति, धन्या, धृतपदा, धर्मराजप्रिया, ध्रुवा ( निश्चल ) धूमावती, धूमकेशी, धर्मशास्त्रकी प्रकाश करनेवाली ॥ ८० ॥ [ नकारादि ५५ नाम ] नंदा ( आनंददायिनी) नंदप्रिया, निद्रा, नृनुता ( मनुष्योंसे नमस्कृत ) नन्दनात्मिका, नर्मदा, नलिनी, नीला, नीलकंठसमाश्रया ॥ ८१ ॥ नारायणप्रिया, नित्या, निर्मला, निर्गुणा, निधि, निराधारा, निरुपमा, नित्यशुद्धा, निरंजना ॥ ८२ ॥ नादविन्दुकी कलासे परे, नादविन्दुकलामय, नृसिंहवेषवाली, नगधरा, नृपनागविभू

दीनानाथस्तुतादीक्षादैवतादिस्वरूपिणी ॥ धात्रीधनुर्धराधेनुर्धारिणीधर्मचारिणी ॥ ७८ ॥धरंधराधराधाराधनदाधान्यदोहिनी ॥ धर्मशीला
धनाध्यक्षाधनुर्वेदविशारदा ॥७९॥ धृतिर्धन्याधृतपदाधर्मराजप्रियाध्रुवा ॥ धूमावतीधूमकेशीधर्मशास्त्रप्रकाशिनी ॥ ८० ॥ नंदानंदप्रिया
निद्रानृनुतानंदनात्मिका ॥नर्मदानलिनीनीलानीलकंठसमाश्रया॥८१॥ नारायणप्रियानित्यानिर्मलानिर्गुणानिधिः ॥ निराधारानिरुपमा
नित्यशुद्धानिरंजना ॥ ८२ ॥ नादविंदुकलातीतानादविंदुकलात्मिका ॥ नृसिंहिनीनगधरानृपनागविभूषिता ॥ ८३ ॥ नरकक्लेशशमनीना
रायणपदोद्भवा ॥ निरवद्यानिराकारानारदप्रियकारिणी ॥ ८४ ॥ नानाज्योतिःसमाख्यातानिधिदानिर्मलात्मिका ॥ नवसूत्रधरानीति
र्निरुपद्रवकारिणी ॥ ८५ ॥ नंदजानवरत्नाढ्यानैमिषारण्यवासिनी ॥ नवनीतप्रियानारीनीलजीमूतनिस्वना ॥ ८६ ॥ निमेषिणीनदी
रूपानीलग्रीवानिशीश्वरी ॥ नामावलिर्निशुंभघ्नीनागलोकनिवासिनी ॥ ८७ ॥ नवजांबूनदप्रख्यानागलोकाधिदेवता ॥ नूपुराक्रांतचरणा
नरचित्तप्रमोदिनी ॥ ८८ ॥ निमग्नारक्तनयनानिर्घातसमनिस्वना ॥ नंदनोद्याननिलयानिर्व्यूहोपरिचारिणी ॥ ८९ ॥

षिता ॥ ८३ ॥ नरकका क्लेश शान्त करनेवाली, नारायणपदोद्भवा, निरवद्या, निराकारा, नारदप्रियकारिणी ॥८४ ॥ नाना ज्योतिसे कहीगई,निधि देनेवाली, निर्मलात्मिका,नवसूत्रधरा, नीति, निरुपद्रवकारिणी ॥८५॥नन्दके यहां होनेवाली,नवरत्नाढ्या,नैमिषारण्यवासिनी, नवनीतप्रिया,नारी,नीलमेघके समान शब्द वाली॥८६॥निमेषिणी,नदीरूपा,नीलग्रीवा,निशीश्वरी,नामावली,निशुंभकी मारनेवाली,नागलोकमें निवास करनेवाली॥८७॥ नवीन सुवर्णके समान कांतिवाली नागलोककी अधिदेवता; नूपुराक्रान्तचरणा, नरचित्तप्रमोदिनी॥८८॥निमग्ना,रक्तनयना निर्घातसमनिस्वना; (वज्रवत् शब्दवाली)नंदनवनमें स्थानवाली, निर्व्यू

होपरिचारिणी ॥ ८९ ॥ [पकारादि १२५ नाम ] पार्वती, परमोदारा, परब्रह्मात्मिका, परा, पंचकोशसे निर्मुक्त, पांच पातकोंकी नाशक ॥ ९० ॥ परचित्तके
विधानकी ज्ञाता, पंचिका ( श्रीविद्यामें दक्षिणा मूर्तिके सहित पूजित पंचिका देवतारूप ) पंचरूपिणी, पूर्णिमा, परमा, प्रीति, परतेजः प्रकाशिनी ॥ ९१ ॥ पुरा
णी, पौरुषी ( पुरुषार्थरूपा ) पुण्डरीक ( कमल ) के समान नेत्रवाली, पातालतलनिर्मग्ना, प्रीता, प्रीतिकी, बढानेवाली ॥ ९२ ॥ पावनी, ( पवित्रकरनेवाली )
पादसहिता, ( किरणयुक्त ) पेशला ( श्रेष्ठ ) पवनभोजिनी, प्रजापतिरूप, परिशान्ता, पर्वतस्तनमण्डला ॥ ९३ ॥ पद्मप्रिया, पद्ममें स्थित, पद्माक्षी, पद्मसंभवा,
पद्मपत्रा, पद्मपदा, पद्मिनी, प्रियभाषिणी ॥ ९४ ॥ पशुपाशसे निर्मुक्त, पुरन्ध्री, पुरवासिनी, पुष्कला, पुरुषा, पर्वा, पारिजातकुसुमप्रिया ॥ ९५ ॥ पतिव्रता,

पार्वतीपरमोदारापरब्रह्मात्मिकापरा ॥ पंचकोशविनिर्मुक्तापंचपातकनाशिनी ॥ ९०॥ परचित्तविधानज्ञापंचिकापंचरूपिणी॥पूर्णिमापरमा
प्रीतिःपरतेजःप्रकाशिनी ॥ ९१ ॥ पुराणीपौरुषीपुण्यापुंडरीकनिभेक्षणा ॥ पातालतलनिर्मग्नाप्रीताप्रीतिविवर्धिनी ॥ ९२ ॥ पावनीपादस
हितापेशलापवनाशिनी ॥ प्रजापतिःपरिश्रांतापर्वतस्तनमंडला ॥ ९३ ॥ पद्मप्रियापद्मसंस्थापद्माक्षीपद्मसंभवा ॥ पद्मपत्रापद्मपदापद्मिनी
प्रियभाषिणी ॥ ९४ ॥ पशुपाशविनिर्मुक्तापुरंध्रीपुरवासिनी ॥ पुष्कलापुरुषापर्वापारिजातसुमप्रिया ॥ ९५॥ पतिव्रतापवित्रांगीपुष्पहास
परायणा॥ प्रज्ञावतीसुतापौत्रीपुत्रपूज्यापयस्विनी ॥९६॥ पट्टिपाशधरापंक्तिःपितृलोकप्रदायिनी॥ पुराणीपुण्यशीलाचप्रणतार्तिविनाशिनी
॥९७॥ प्रद्युम्नजननीपुष्टापितामहपरिग्रहा ॥ पुंडरीकपुरावासापुंडरीकसमानना॥९८॥ पृथुजंघापृथुभुजापृथुपादापृथूदरी ॥ प्रवालशोभापिं
गाक्षीपीतवासाः प्रचापला ॥९९॥ प्रसवापुष्टिदापुण्याप्रतिष्ठाप्रणवागतिः ॥ पंचवर्णापंचवाणीपंचिकापंजरस्थिता ॥ १०० ॥

पवित्रांगी, पुष्पहासपरायणा, प्रज्ञावतीसुता, पौत्री, पुत्रपूज्या, पयस्विनी ॥ ९६ ॥ पट्टिपाशधरा, पंक्ति, पितृलोककी देनेवाली, पुराणी पुण्यशीला, प्रणत पुरुषों
के दुःखनाश करनेवाली ॥९७॥ प्रद्युम्नजननी, पुष्टा; पितामहपरिग्रहा, पुंडरीकपुर, ( चिदम्बरक्षेत्र ) में वास करनेवाली, पुण्डरीकके समान मुखवाली॥ ९८॥
पृथुजंघा पृथुभुजा, पृथुपादा, पृथूदरी, प्रवालशोभा, पिंगाक्षी, पीतवासा, प्रचापला ॥ ९९ ॥ प्रसवा, पुष्टिदा, पुण्या, प्रतिष्ठा, प्रणवागति [ स्तुति करनेवाले
देवताओंको शरण देनेवाली ] पंचवर्णा, ( विस्तृत वर्ण ) पंचिकादेवता, पंजरस्थिता ॥ १०० ॥

परमाया, परज्योति, परप्रीति, परागति; पराकाष्ठा; परेशानी, पाविनी, पावकद्युति,(अग्निके समान कान्ति)॥ १॥पुण्यभद्रा, परिच्छेद्या, पुष्पहासा, पृथूदरा,पीतांगवाली, पीतवस्त्रवाली, पीत शय्यावाली, पिशाचिनी ॥ २ ॥ पीतक्रिया, पिशाचघ्नी, पाटलाक्षी, पटुक्रिया, पंचभक्षप्रियाचारा, पंचमकारभक्षी, ( वामियोंके आचारसे प्रसन्न ) पूतनाप्राणघातिनी ॥ ३ ॥ पुन्नागवनके मध्यमें स्थित, पुण्यतीर्थनिषेवित, पंचांगी, पराशक्ति परमआह्लादकी करनेवाली ॥ ४ ॥ पुष्पकाण्डस्थिता, पूषा, पोषिताखिलविष्टपा, ( सबदेवताओंकी रक्षक ) पानप्रिया, पंचशिखा, पन्नगोपर शयन करनेवाली ॥ ५ ॥ पंचमात्रात्मिका, पृथ्वी, पथिका, पृथुदोहिनी, पुराणन्यायमीमांसारूप, पाटलीपुष्प गंधवाली ॥ ६ ॥ पुण्यप्रजा, पारदात्री, परममार्गैकगोचरा, प्रवालवत् शोभावाली, पूर्णांशा,

परमायापरज्योतिःपरप्रीतिःपरागतिः॥पराकाष्ठापरेशानीपाविनीपावकद्युतिः॥ १॥पुण्यभद्रापरिच्छेद्यापुष्पहासापृथूदरी॥पीतांगीपीतवसना
पीतशय्यापिशाचिनी ॥२॥ पीतक्रियापिशाचघ्नीपाटलाक्षीपटुक्रिया ॥ पंचभक्षप्रियाचारापूतनाप्राणघातिनी॥३॥ पुन्नागवनमध्यस्थापुण्य
तीर्थनिषेविता ॥ पंचांगीचपराशक्तिःपरमाह्लादकारिणी ॥ ४ ॥ पुष्पकांडस्थितापूषापोषिताखिलविष्टपा ॥ पानप्रियापंचशिखापन्नगोपरि
शायिनी ॥ ५ ॥ पंचमात्रात्मिकापृथ्वीपथिकापृथुदोहिनी ॥ पुराणन्यायमीमांसापाटलीपुष्पगंधिनी ॥ ६ ॥ पुण्यप्रजापारदात्रीपरमार्गैक
गोचरा ॥ प्रवालशोभापूर्णांशाप्रणवापल्लवोदरी ॥७॥ फलिनीफलदाफल्गुःफूत्कारीफलकाकृतिः॥फणींद्रभोगशयनाफणिमंडलमंडिता॥८॥
बालबालाबहुमताबालातपनिभांशुका ॥ बलभद्रप्रियावंद्यावडवाबुद्धिसंस्तुता ॥ ९ ॥ वंदीदेवीबिलवतीबडिशघ्नीबलिप्रिया ॥ बांधवीबो
धिताबुद्धिर्बंधूककुसुमप्रिया ॥ ११०॥ बालभानुप्रभाकाराब्राह्मीब्राह्मणदेवता ॥ बृहस्पतिस्तुतावृंदावृंदावनविहारिणी ॥ ११ ॥ बालाकिनी
बिलाहाराबिलवासाबहूदका ॥ बहुनेत्राबहुपदाबहुकर्णावतंसिका ॥ १२ ॥

प्रणवरूपिणी, पल्लवोदरी ॥ ७ ॥ [ फकारादि ७ नाम ] फलिनी, फलदा, फल्गु, फूत्कारी, फलकाकृति, फणींद्रभोगपर शयन करनेवाली, फणिमंडलसे मंडित ॥ ८ ॥ [ बकारादि ५० नाम ] बालबाला, ( बालकसेभीबालक ) बहुमता, बालसूर्यके समान वस्त्रवाली, बलभद्रप्रिया, वन्दनयोग्य, वडवा, बुद्धिसे स्तुतिको प्राप्त ॥ ९ ॥ वंदीदेवी, बिलवती ( छिद्रकर्मकी देखनेवाली ) बडिशघ्नी ( कपटनाशिनी ) बलिप्रिया, बांधवी, बोधिता, बुद्धि, बंधूककुसुमप्रिया ॥ ११० ॥ बालसूर्यके प्रभाकी समान आकारवाली, ब्राह्मी, ब्राह्मणोंकी देवता, बृहस्पतिसे स्तुतिको प्राप्त, वृन्दादेवीरूप, वृंदावनमें विहारकरनेवाली ॥ ११ ॥ बालाकिनी ( बलाकाओंके समूहवाली ) बिलाहारा ( छिद्रनाशिनी ) बिलवासा ( गुहामें शयनकरनेवाली ) बहूदका, बहुनेत्रा

बहुपदा, बहुतकर्णोंके भूषणवाली ॥ १२ ॥ बहुतबाहुओंसे युक्त, बीजरूपिणी, बहुरूपिणी; बिन्दुनादकी कलासे परे, बिन्दुनादस्वरूपिणी ॥ १३ ॥ बद्धगो
शाङ्गुलित्राणा ( गोधाके चर्मका अंगुली त्राण बांधे ) बद्रिकाश्रमनिवासिनी, वृन्दारकारूप, बृहत्स्कंधवाली, बृहती, बाणपातिनी ॥ १४ ॥ वृन्दाध्यक्षा,
बहुतोंसे स्तुतिकी हुई, विनता, बहुविक्रमा, बद्धपद्मासनासीना, बिल्वपत्रके तलमें स्थित ॥ १५ ॥ बोधिद्रुम निजावासा, बडिस्था ( वलिमें स्थित ) बिन्दुद
र्पणा ( अव्यक्तात्मक दर्शन वाली ) वाला, बाणासनवती ( धनुपधारिणी ) वडवानलवेगिनी ॥१६॥ ब्रह्माण्डके बाहर भीतर व्याप्त, ब्रह्मकंकणसूत्रिणी, ब्रह्म
विद्या देनेवाली [ भकारादि ४० नाम ] भवानी, भीषणवती, भाविनी, भयहारिणी ॥ १७ ॥ भद्रकाली, भुजंगाक्षी, भारती, भारताशया, भैरवी, भीषणा

बहुबाहुयुताबीजरूपिणीबहुरूपिणी ॥ विंदुनादकलातीताविंदुनादस्वरूपिणी ॥ १३ ॥ बद्धगोधांगुलित्राणाबदर्याश्रमवासिनी ॥ वृंदारका
बृहत्स्कंधाबृहतीबाणपातिनी ॥ १४ ॥ वृंदाध्यक्षाबहुनुतावनिताबहुविक्रमा ॥ बद्धपद्मासनासीनाबिल्वपत्रतलस्थिता ॥ १५ ॥ बोधिद्रुम
निजावासाबडिस्थाबिंदुदर्पणा॥बालाबाणासनवतीवडवानलवेगिनी॥१६॥ब्रह्मांडबहिरंतःस्थाब्रह्मकंकणसूत्रिणी॥भवानीभीषणवतीभाविनी
भयहारिणी ॥१७॥ भद्रकालीभुजंगाक्षीभारतीभारताशया॥भैरवीभीषणाकाराभूतिदाभूतिमालिनी॥१८॥ भामिनीभोगनिरताभद्रदाभूरिवि
क्रमा ॥ भूतवासाभृगुलताभार्गवीभूसुरार्चिता ॥१९॥ भागीरथीभोगवतीभवनस्थाभिषग्वरा ॥ भामिनीभोगिनीभाषाभवानीभूरिदक्षिणा॥
॥ १२० ॥ भर्गात्मिकाभीमवतीभवबंधविमोचिनी ॥ भजनीयाभूतधात्रीरंजिताभुवनेश्वरी ॥२१॥ भुजंगवलयाभीमाभेरुंडाभागधेयिनी॥
मातामायामधुमतीमधुजिह्वामधुप्रिया ॥ २२ ॥ महादेवीमहाभागामालिनीमीनलोचना ॥ मायातीतामधुमतीमधुमांसामधुद्रवा ॥ २३ ॥
मानवीमधुसंभूतामिथिलापुरवासिनी ॥ मधुकैटभसंहर्त्रीमेदिनीमेघमालिनी ॥ २४ ॥ मंदोदरीमहामायामैथिलीमसृणप्रिया ॥ महालक्ष्मी
महाकालीमहाकन्यामहेश्वरी ॥ २५ ॥

कारा, भूतिदा, भूतिमालिनी ॥ १८ ॥ भामिनी, भोगनिरता, भद्रदा, ( कल्याणदायिनी ) भूरिविक्रमा, भूतवासा, भृगुलता, भार्गवी, भूसुरोंसे पूजित॥ १९॥
भागीरथी, भोगवती, भवनस्था, भिषग्वरा, भामिनी. भोगिनी, भाषा, भवानी, भूरिदक्षिणा ॥ १२० ॥ भर्गात्मिका, भीमवती, भवबंधविमोचिनी, भजनीया,
भूतधात्री, रंजिता, भुवनेश्वरी ॥ २१ ॥ भुजंगोंके वलयवाली, भीमा, भेरुण्डा, भागधेयिनी, [ मकारादि ५४ नाम ] माता, माया, मधुमती, मधुजिह्वा, मधु
प्रिया ॥ २२ ॥ महादेवी, महाभागा, मालिनी, मीनलोचना, मायातीता, मधुमती, मधुमांसा, मधूद्रवा ॥ २३ ॥ मानवी, मधुसंभूता, मिथिलापुरवासिनी,
मधुकैटभकी संहार करनेवाली, मेदिनी, मेघमालिनी ॥ २४ ॥ मंदोदरी, महामाया, मैथिली, मसृणप्रिया, महालक्ष्मी, महाकाली, महाकन्या, महेश्वरी ॥२५॥

माहेन्द्री, मेरुतनया, मन्दारकुसुमार्चिता, मंजुमंजीरचरणा, मोक्षदा, मंजुभाषिणी ॥ २६ ॥ मधुरद्राविणी, मुद्रा, मलया, मलयान्विता, मेधा, मरकतश्यामा, मागधी, मेनकात्मजा ॥ २७ ॥ महामारी, महावीरा, महाश्यामा, मनुस्तुता, मातृका, मिहिराभासा, मुकुन्दपदविक्रमा ॥ २८ ॥ मूलाधारमें स्थित, मुग्धा, मणिपुरनिवासिनी, मृगाक्षी, महिषारूढा, महिषासुरकी मर्दन करनेवाली ॥२९॥ [ यकारादि २० नाम ] योगासना, योगगम्या, योगा, यौवनकाश्रया, यौवनी, युद्धमध्यस्था, यमुना, युगधारिणी ॥१३०॥ यक्षिणी, योगयुक्ता, यक्षराजप्रसूतिनी, यात्रा, यानविधानकी ज्ञाता, यदुवंशसमुद्भवा ॥३१॥ यकारसे हकारपर्यन्त,

माहेंद्रीमेरुतनयामंदारकुसुमार्चिता ॥ मंजुमंजीरचरणामोक्षदामंजुभाषिणी ॥ २६ ॥ मधुरद्राविणीमुद्रामलयामलयान्विता ॥ मेधामरकत
श्यामामागधीमेनकात्मजा ॥ २७ ॥ महामारीमहावीरामहाश्यामामनुस्तुता ॥ मातृकामिहिराभासामुकुंदपदविक्रमा ॥ २८ ॥ मूलाधार
स्थितामुग्धामणिपूरकवासिनी ॥ मृगाक्षीमहिषारूढामहिषासुरमर्दिनी ॥ २९ ॥ योगासनायोगगम्यायोगायौवनकाश्रया । यौवनीयुद्धम
ध्यस्थायमुनायुगधारिणी ॥ १३० ॥ यक्षिणीयोगयुक्ताचयक्षराजप्रसूतिनी ॥ यात्रायानविधानज्ञायदुवंशसमुद्भवा ॥ ३१ ॥यकारादिहका
रांतायाजुषीयज्ञरूपिणी ॥ यामिनीयोगनिरतायातुधानभयंकरी ॥ ३२ ॥ रुक्मिणीरमणीरामारेवतीरेणुकारतिः ॥ रौद्रीरौद्रप्रियाकाराराम
मातारतिप्रिया ॥ ३३ ॥ रोहिणीराज्यदारेवारमाराजीवलोचना ॥ राकेशीरूपसंपन्नारत्नसिंहासनस्थिता ॥ ३४ ॥ रक्तमाल्यांबरधरारक्तगं
धानुलेपना ॥ राजहंससमारूढारंभारक्तबलिप्रिया ॥ ३५ ॥ रमणीययुगाधाराराजिताखिलभूतला ॥ रुरुचर्मपरीधानारथिनीरत्नमालिका
॥ ३६ ॥ रोगेशीरोगशमनीराविणीरोमहर्षिणी ॥ रामचन्द्रपदाक्रांतारावणच्छेदकारिणी ॥ ३७ ॥ रत्नवस्त्रपरिच्छन्नारथस्थारुक्मभूषणा ॥
लज्जाधिदेवतालोलाललितालिंगधारिणी ॥ ३८ ॥

याजुषी, यज्ञरूपिणी, यामिनी, योगनिरता, यातुधानोंको भय देनेवाली ॥३२॥ [ रकारादि ३७ नाम ] रुक्मिणी, रमणी, रामा, रेवती, रेणुका, रति, रौद्री, रौद्रप्रियाकारा, राममाता, रतिप्रिया ॥ ३३ ॥ रोहिणी, राज्यदा, रेवा, रमा, राजीवलोचना, राकेशी, रूपसंपन्ना, रत्नसिंहासनपर स्थित ॥३४॥ रक्तमाल्याम्बरधरा, रक्तगंधका अनुलेपन लगाये, राजहंसपर चढी, रंभा, रक्तबलिप्रिया ॥३५॥ रमणीययुगाधारा, राजिताखिलभूतला, रुरुका चर्म ओढनेवाली, रथिनी, रथमालिका ॥ ३६ ॥ रोगेशी, रोगशमनी, राविणी, रोमहर्षिणी, रामचन्द्रपदाक्रान्ता, रावणको नष्ट करनेवाली ॥ ३७ ॥ रत्न और वस्त्रोंसे परिच्छिन्न,

रथमे स्थित रुक्मभूषणवाली, [ लकारादि १३ नाम ] लज्जाधिदेवता, लोला, ललिता, लिंगधारिणी ॥३८॥ लक्ष्मी, लोला, लुप्तविषा, लोकिनी, लोकविश्रुता, लज्जा, लम्बोदरीदेवी, ललना, लोकधारिणी ॥ ३९ ॥ [ वकारादि ३७ ]नाम वरदा, वंदिता, विद्या, वैष्णवी, विमलाकृति, वाराही, विरजावर्षा, वरलक्ष्मी, विलासिनी ॥ १४० ॥ विनता, व्योममध्यस्था, वारिजासनसंस्थिता वारुणी, वेणुसंभूता, वीतिहोत्रा, विरूपिणी ॥ ४१ ॥ वायुमण्डलमध्यस्था, विष्णुरूपा, विधिक्रिया, विष्णुपत्नी, विष्णुमती, विशालाक्षी, वसुन्धरा ॥ ४२ ॥ वामदेवप्रिया, वेला, वज्रिणी, वसुदोहिनी वेदाक्षरसे युक्त अंगवाली, वाजपेयका फल देनेवाली ॥ ४३ ॥ वासवी वामजननी वैकुंठस्थानवाली, वरा, व्यासप्रिया, वर्मधरा, वाल्मीकिसे परिसेवित ॥ ४४ ॥ [ शकारादि २९ नाम ] शाकंभरी

लक्ष्मीर्लोलालुप्तविषालोकिनीलोकविश्रुता ॥ लज्जालंबोदरीदेवीललनालोकधारिणी ॥ ३९ ॥ वरदावंदिताविद्यावैष्णवीविमलाकृतिः ॥
वाराहीविरजावर्षावरलक्ष्मीर्विलासिनी ॥ ४० ॥ विनताव्योममध्यस्थावारिजासनसंस्थिता ॥ वारुणीवेणुसंभूतावीतिहोत्राविरूपिणी ॥
॥ ४१ ॥ वायुमण्डलमध्यस्थाविष्णुरूपाविधिप्रिया ॥ विष्णुपत्नीविष्णुमतीविशालाक्षीवसुन्धरा ॥ ४२ ॥ वामदेवप्रियावेलावज्रिणीवसु
दोहिनी ॥ वेदाक्षरपरीतांगीवाजपेयफलप्रदा ॥ ४३ ॥ वासवीवामजननीवैकुंठनिलयावरा॥व्यासप्रियावर्मधरावाल्मीकिपरिसेविता॥४४॥
शाकंभरीशिवाशांताशारदाशरणागतिः ॥ शातोदरीशुभाचाराशुंभासुरविमर्दिनी ॥ ४५ ॥ शोभावतीशिवाकाराशंकरार्धशरीरिणी ॥ शो
णाशुभाशयाशुभ्राशिरःसंधानकारिणी ॥ ४६ ॥ शरावतीशरानन्दाशरज्ज्योत्स्नाशुभानना ॥ शरभाशूलिनीशुद्धशबरीशुकवाहना ॥ ४७ ॥
श्रीमतीश्रीधरानंदाश्रवणानंददायिनी ॥ शर्वाणीशर्वरीवंद्यापद्भाषाषड्तुप्रिया ॥ ४८ ॥ षडाधारस्थितादेवीषण्मुखप्रियकारिणी ॥ षडंग
रूपसुमतिसुरासुरनमस्कृता ॥ ४९ ॥ सरस्वतीसदाधारासर्वमंगलकारिणी ॥ सामगानप्रियासूक्ष्मासावित्रीसामसंभवा ॥ ५० ॥

शिवा, शान्ता शारदा, शरणागति, शातोदरी, शुभाचारा, शुंभासुरविमर्दिनी ॥ ४५ ॥ शोभावती, शिवाकारा शंकरार्धशरीरिणी, शोणा, शुभाशया, शुभ्रा, शिरःसंधानकारिणी ॥ ४६ ॥ शरावती, शरानदा, शरज्ज्योत्स्ना, शुभानना, शरभा, शूलिनी, शुद्धा, शबरी, शुकवाहना ॥ ४७ ॥ श्रीमती, श्रीधरानंदा श्रवणानन्ददायिनी, शर्वाणी, शर्वरी, वंद्या, ( षकारादि ५ नाम ) पद्भाषा, षड्ऋतुप्रिया, षडाधारस्थिता देवी ( मूलाधारमे आदिमें स्थित देवियोंकी स्वामिनी ) षण्मुख प्रियकारिणी, षडंगरूपसुमतिसुरासुरनमस्कृता ( षडंगरूप देवताओंसे नमस्कृत ) तथा असुरोंसे नमस्कृत ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ [ सकारादि २७ नाम ] सरस्वती सदाधारा, सर्वमंगलकारिणी, सामगानप्रिया, सूक्ष्मा, सावित्री, सामसंभवा, ॥ १५० ॥

उच्चारण करता हुआ मण्डपके द्वारेको प्रोक्षण कर फिर पूजा आरंभ कर ॥१०॥ द्वारके ऊर्ध्व फलक प्रथम प्रान्तमें गणनाथ मध्यमें लक्ष्मी और दूसरेमें सरस्वतीकी मंत्रपूर्वक धूप दीपसे पूजा करै॥११॥दक्षिणद्वारकी शाखामें गंगा और विघ्नेशकी पूजा करै द्वारकी वाम शाखोंमें क्षेत्रपाल और यमुनाकी पूजा करै ॥ ॥१२॥देहलीमें अस्त्रदेवताकी फट्मंत्रसे पूजा करै सबप्रकारसे यह चिन्ता करै यह दृश्य सब देवीमय हैं सब जगह पूजै ॥ १३ ॥ इसमंत्रके जपसे दिव्य विघ्नोंको दूर करै अस्त्रमंत्रके जपसे अन्तरिक्ष और पादाघातसे भूमिके विघ्नोंको दूरकरै ॥ १४ ॥ बाँईशाखाको स्पर्शकरता हुआ पीछे दक्षिण चरणके चौखटके उसपार प्रवेशकर मंडपमें जाय सामान्य अर्घ्यदे कुंभ स्थापन करै ॥ १५ ॥ उस अर्घ्यदानके पश्चात् नैर्ऋत्यदिशामें पूजाकरै वास्तोष्पति और ब्रह्मा इनकी गंधपुष्प अक्ष

ऊर्ध्वोदुंबरकेदेवंगणनाथंतथाश्रियम् ॥ सरस्वतींनाममंत्रैःपूजयेद्गंधपुष्पकैः ॥ ११ ॥ द्वारदक्षिणशाखायांगंगांविघ्नेशमर्चयेत् ॥ द्वारस्यवामशाखायांक्षेत्रपालंचसूर्यजाम् ॥ १२ ॥ देहल्यांपूजयेदस्त्रदेवतामस्त्रमंत्रतः॥ सर्वंदेवीमयंदृश्यमितिसंचिंत्यसर्वतः ॥ १३ ॥ दिव्यानुत्सारयेद्विघ्नानस्त्रमंत्रजपेनतु ॥ अंतरिक्षगतान्विघ्नान्पादघातैस्तुभूमिगान् ॥ १४ ॥ वामशाखांस्पृशन्पश्चात्प्रविशेद्दक्षिणांघ्रिणा ॥ प्रविश्यकुंभंसंस्थाप्यसामान्यार्घ्यंविधायच ॥ १५ ॥ तेनचाऽर्घ्यजलेनापिनैर्ऋत्यांदिशिपूजयेत् ॥ वास्तुनाथंपद्मयोनिंगंधपुष्पाक्षतादिभिः ॥ १६ ॥ ततःकुर्यात्पंचगव्यंतेनचाऽर्घ्योदकेनच ॥ तोरणस्तंभपर्यंतंप्रोक्षयेन्मंडपंगुरुः ॥ १७ ॥ सर्वं देवीमयंचेदंभावयेन्मनसाकिल ॥ मूलमंत्रंजपन्भक्त्याप्रोक्षणंस्याच्छराणुना ॥ १८ ॥ शरमंत्रंसमुच्चार्यताडयेन्मंडपक्षमाम् ॥ हुंमंत्रंतुसमुच्चार्यकुर्यादभ्युक्षणंततः ॥ १९ ॥ धूपयेदंतरंधूपैर्विकिरान्विकिरेत्ततः ॥ मार्जयेत्तांस्तुमार्जन्याकुशनिर्मितयापुनः ॥ २० ॥ ईशानदिशितत्पुंजंकृत्वासंस्थापयेन्मुने ॥ पुण्याहवाचनंकृत्वादीनानाथांश्चतोषयेत् ॥ २१ ॥ विशेन्मृद्वासनेपश्चान्नमस्कृत्यगुरुंनिजम् ॥ प्राङ्मुखोविधिवद्ध्यात्वादेयमंत्रस्यदेवताम् ॥ २२ ॥ भूतशुद्ध्यादिकंकृत्वापूर्वोक्तेनैववर्त्मना ॥ ऋष्यादिन्यासकंकुर्याद्देयमंत्रस्यवैमुने ॥ २३ ॥

तादिसे पूजाकरै॥१६॥ फिर उस अर्घ्यजलसे पंचगव्य करै तोरणस्तंभपर्यन्त गुरु मंडपको प्रोक्षण करै ॥१७॥ और मनसे भावना करै कि, यह सब देवीमय है, भक्तिसे मूलमंत्रका जप और अस्त्रमंत्रसे प्रोक्षण करै ॥१८॥ शरमंत्र ( फट् ) का उच्चारण करके मण्डपकी भूमिको ताडन करै हुं मंत्रका उच्चारण कर अभ्युक्षण (सेक) करै॥१९॥अन्तर धूपोंसे धूपित करै विकरोंको विकरित करै. जलचन्दन, सरसों, भस्म, दूर्वांकुर अक्षत यह विकिर सब विघ्नोंके नाशक हैं कुशके पुञ्जोंसे मार्जनी बनाय मार्जन करै॥२०॥हे मुने ! उस पुञ्जको ईशान दिशामें करके मार्जन करै और पुण्याहवाचन करके दीन और अनाथोंको सन्तुष्ट करै ॥२१॥फिर अपने गुरुको प्रणामकर मृदु आसनपर बैठे विधिपूर्वक पूर्व मुखकर ध्यानकर मंत्रके देवताका ध्यानकर ॥ २२ ॥ पूर्वोक्तप्रकारसे भूतशुद्धि आदि करके ऋषि

आदिका न्यास करके मन्त्र देना चाहिये ॥२३॥ मंत्रके ऋषिको शिरमें मुखको छन्दमें देवताको हृदयमें बीजको गुह्यमें शक्तिको ॥२४॥ चरणोंमें न्यास करके
पीछे तीन ताली बजाय, फिर तीन चुटकी बजाकर दिग्बंधकरै ॥२५॥ फिर प्राणायामकर मूलमंत्रका उच्चारण करते हुए देहमें मातृकान्यास करै उसका प्रकार
कहते हैं ॥२६॥ ओं अंनमः कहकर शिरमें न्यास करै ओं आंनमः ओं इंनमः आदिसे हे मुने ! सब स्थानोंमें न्यास करै ॥२७॥ जो शिष्यको मंत्र दियाजाय
उसका षडंगन्यास करै अंगुली और हृदयादि क्रमसे न्यास करै ॥२८॥ जैसे हृदयायनमः शिरसेस्वाहा शिखायैवषट् कवचायहुम् नेत्रत्रयायवौषट् अस्त्रायफट् इस
रीतिसे करै इसप्रकार करके ॥२९॥ फिर मूलमंत्रसे यथायोग्य वर्णन्यास करै उन सवस्थानोंमें करै यही न्यासकी विधि है ॥३०॥ फिर अपने शरीरमें आसनकी

न्यसेन्मुनिंतुशिरसिमुखेछंदःसमीरितम् ॥ देवतांहृदयांभोजेगुह्येबीजंतुपादयोः ॥ २४ ॥ शक्तिंविन्यस्यपश्चात्तुतालत्रयरवात्ततः ॥ दिग्बं
धंकारयेत्पश्चाच्छोटिकाभिस्त्रिभिर्नरः ॥ २५ ॥ प्राणायामंततःकृत्वामूलमंत्रमनुस्मरन् ॥ मातृकांविन्यसेद्देहेतत्प्रकारस्तथोच्यते ॥ २६ ॥
ॐअंनमइतिप्रोच्यन्यसेच्छिरसिमंत्रवित् ॥ एवमेवतुसर्वेषुन्यसेत्स्थानेषुवैमुने ॥ २७ ॥ मूलमंत्रषडंगंचन्यसेदंगेषुसत्तमः ॥ अंगुष्ठादिष्वंगुली
षुहृदयादिषुचक्रमात् ॥ २८ ॥ नमःस्वाहावषड्युक्तैर्हुंवौषट्फट्पदान्वितैः ॥ प्रणवादियुतैर्मन्त्रैःषड्भिरेवंषडंगकम् ॥२९॥ वर्णन्यासादिकंप
श्चान्मूलमंत्रस्ययोजयेत् ॥ स्थानेषुतत्तत्कल्पोक्तेष्वितिन्यासविधिःस्मृतः ॥ ३० ॥ ततोनिजेशरीरेऽस्मिंश्चिंतयेदासनंशुभम् ॥ दक्षांसेच
न्यसेद्धर्मंवामांसेज्ञानमेवच ॥ ३१ ॥ वामोरौचापिवैराग्यंदक्षोरावथविन्यसेत् ॥ ऐश्वर्यंमुखदेशेतुमुनेध्यायेदधर्मकम् ॥ ३२ ॥ वामपार्श्वेना
भिदेशेदक्षपार्श्वेतथापुनः ॥ नञादींश्चापिज्ञानादीन्पूर्वोक्तानेवविन्यसेत् ॥ ३३ ॥ पादाधर्मादयःप्रोक्ताःपीठस्यमुनिसत्तम ॥ अधर्माद्यास्तुगा
त्राणिस्मृतानिमुनिपुंगवैः ॥ ३४ ॥ मध्येऽनंतंहृदिस्थानेन्यसेन्मृद्वासनेस्थले ॥ प्रपंचपद्मंविमलंतस्मिन्सूर्येन्दुपावकान् ॥ ३५॥ न्यसेत्कला
युतान्मंत्रीसंक्षेपात्तावदाम्यहम् ॥ सूर्यस्यद्वादशकलास्ताइंदोःषोडशस्मृताः ॥ ३६ ॥

कल्पना कर दहिनी ओर धर्म बायेंमे ज्ञानका न्यास करै ॥३१॥ बाई ऊरुमें वैराग्य, दहिनीमें ऐश्वर्य मुखमें अधर्मका न्यास करै ॥३२॥ यथा वाम पार्श्वमें
अधर्मायनमः नाभिमें अवैराग्यायनमः दक्षिणपार्श्वमें अज्ञानायनमः अनैश्वर्य्यायनमः यह पढै ॥३३॥ हे मुनिश्रेष्ठ ! पीठके धर्मादि पाद हैं और अधर्मादि अंग
मुनियोंने स्मरण किये हैं ॥३४॥ पीठ [ पलंग ] पर अनन्तका न्यास करै अनन्तमे प्रपंचकमलका ध्यान करै कमलमें सूर्य चन्द्र और अग्निका ध्यान करना
चाहिये ॥ ३५ ॥ सबको कलासहित न्यास करै उनकी कला संक्षेपसे कहते है सूर्यकी बारह और चन्द्रमाकी सोलह कला हैं ॥ ३६ ॥

अग्निकी दश कला है इनसे युक्त स्मरण करै इसके उपरान्त सत्वादि गुणोंका न्यास करै ॥ ३७ ॥ आत्मा अन्तरात्मा परमात्मा ज्ञानात्मा इनका न्यास पूर्वादि दिशाओंमें करै, इसप्रकार पीठ [ आसन ] की कल्पना है ॥ ३८ ॥ अमुकासनायनमः इससे साधक आसनकी पूजाकरै फिर पराम्बिकाका ध्यानकरै ॥ ३९ ॥ जो मन्त्र देना है उस देवताकी कल्पकी विधिसे मानसी पूजा करके ॥ ४० ॥ विद्वान् कल्पमें कही आनन्ददायक मुद्रा दिखावै जिनको दिखानेसे देवी बहुत प्रसन्न होती है ॥ ४१ ॥ नारायण बोले फिर अपने वामभागमें षट्कोण करै फिर गोलाकार बनावै उस पर चौकोन चन्दनसे बनावै ॥ ४२ ॥ उसके मध्यमें

दशवह्नेःकलाःप्रोक्तास्ताभिर्युक्तांस्तुतान्स्मरेत् ॥ सत्त्वंरजस्तमश्चैवन्यसेत्तेषामथोपरि ॥ ३७ ॥ आत्मानमंतरात्मानंपरमात्मानमेवच ॥ ज्ञानात्मानंन्यसेद्विद्वानित्थंपीठस्यकल्पना ॥३८॥ अमुकासनायनमइतिमंत्रेणसाधकः ॥ आसनंपूजयित्वातुतस्मिन्ध्यायेत्परांबिकाम्॥३९॥ कल्पोक्तविधिनामंत्रीदेयमंत्रस्यदेवताम् ॥ मानसैरुपचारैश्चपूजयेत्तांयथाविधि ॥४०॥ मुद्राःप्रदर्शयेद्विद्वान्कल्पोक्तामोदकारिकाः ॥ याभिर्विरचिताभिस्तुमोदोदेव्यास्तुजायते॥४१॥नारायणउवाच॥ ततःस्ववामभागाग्रेषट्कोणोपरिवर्तुलम् ॥ चतुरस्रयुतंसम्यङ्मध्येमंडलमालिखेत् ॥ ४२ ॥ मध्येत्रिकोणंसंलिख्यशंखमुद्रांप्रदर्शयेत्॥षडंगानिचषट्कोणेष्वर्चयेत्कुसुमादिभिः॥४३॥ अग्न्यादिषुतुकोणेषुषडंगार्चनमाचरेत् ॥ आधारपात्रमादायशंखस्यमुनिसत्तम॥४४॥अस्त्रमंत्रेणसंप्रोक्ष्यस्थापयेत्तत्रमंडले ॥ मंवह्निमंडलायोक्त्वाततोदशकलात्मने ॥४५॥ अमुकदेव्याअर्घ्यपात्रस्थानायनमइत्यपि ॥ मंत्रोयमुक्तःशंखस्याप्याधारस्थापनेबुधैः ॥४६॥ आधारेपूर्वमारभ्यप्रदक्षिणक्रमेणतु ॥ दशवह्निकलाःपूज्यावह्निमंडलसंस्थिताः ॥४७॥ ततोवैमूलमंत्रेणप्रोक्षितंशंखमुत्तमम् ॥ स्थापयेत्तत्रचाधारेमूलमंत्रमनुस्मरन्॥४८॥अंसूर्यमंडलायोक्त्वाद्वादशांतेकलात्मने ॥ अमुकदेव्यर्घ्यपात्रायनमइत्युच्चरेत्ततः ॥ ४९ ॥

त्रिकोण लिखकर शंखमुद्रा दिखावै, फिर छहों कोनोंमे देने वाले मन्त्रके षडंगोंकी फूलोसे पूजाकरै ॥ ४३ ॥ यह अग्नि आदिकोणमें षडंग पूजा करै फिर शंखके नीचेके आधारपात्रको लेकर हे मुनिराज ॥ ४४ ॥ फट् इस अस्त्र मंत्रसे उसको प्रोक्षण कर उस मंडलमें स्थापनकरै मं वह्निमंडलाय दशकलात्मने दुर्गादेव्यर्घ्यपात्रस्थापनायनमः ॥ ४५ ॥ ४६ ॥ यह शंखके आधारपात्रके स्थापनका मन्त्रहै आधारमें पूर्वादि दिशाके क्रमसे अग्निकी दशकलाओंकी पूजा करै ॥ ४७ ॥ फिर मूलमन्त्रसे शंखको प्रोक्षण कर मूलमन्त्रको स्मरण करते हुए उस आधारमें स्थापन करै ॥ ४८ ॥ अं सूर्यमंडलाय

द्वादशकलात्मने दुर्गादेव्यर्घपात्रायनमः यह मंत्र उच्चारण करै ॥ ४९ ॥ फिर शंशंखाय नमः यह मंत्र पढकर शंखपर जल छिडक उसमें बारह कलाका पूजन करै ॥ ५० ॥ सूर्यकी जो तपिनी आदि बारह कला हैं उनको यथाक्रमसे पूजै उलटी मातृका और मूलमंत्र पढकै ॥ ५१ ॥ जलसे शंखको पूर्ण कर उसमें सोम कलाका न्यास करै ॐ सोममण्डलाय षोडशकलात्मने दुर्गादेव्यर्थार्घ्यामृताय हृदयायनमः इस मंत्रसे कुशमुद्रासे जलकी पूजा करै ॥ ५२ ॥ ५३ ॥ उसमें तीर्थोंका आवाहन कर आठवार देय मंत्रको जपकर जलमें षडंग न्यास कर हृदा इस मंत्रसे जलकी पूजा करे ॥ ५४ ॥ आठवार मंत्र जपकर मत्स्यमुद्रासे उसको आच्छादन करै फिर उसके दक्षिणभागमे शंखकी प्रोक्षणी धर दे ॥ ५५ ॥ फिर शंखसे कुछ जल लेकर उससे सब ओर प्रोक्षण करै, फिर पूजाद्रव्य और अपनेको विशुद्ध भावना करै॥ ५६ ॥

शंशंखायपदंप्रोच्यनमइत्येतदुच्चरेत् ॥ प्रोक्षयेत्तेनतंशंखंतस्मिन्द्वादशपूजयेत् ॥ ५० ॥ सूर्यस्यद्वादशकलास्तपिन्याद्यायथाक्रमम् ॥ विलोममातृकांप्रोच्यमूलमंत्रंविलोमकम् ॥ ५१ ॥ जलैरापूरयेच्छंखंतत्रचेंदोःकलांन्यसेत् ॥ उंसोममंडलायोक्त्वांतेषोडशकलात्मने ॥५२॥ अमुकार्घ्यामृतायेतिहृन्मंत्रांतोमनुःस्मृतः ॥ पूजयेन्मनुनातेनजलंतुसृणिमुद्रया ॥५३॥ तीर्थान्यावाह्यतत्रैवाप्यष्टकृत्वोजपेन्मनुम्॥ षडंगानिजलेन्यस्यहृदांसे पूजयेदपः॥५४॥ अष्टकृत्वोजपेन्मूलंछादयेन्मत्स्यमुद्रया ॥ ततोदक्षिणदिग्भागेशंखस्यप्रोक्षणींन्यसेत् ॥५५॥ शंखांबुकिंचिन्निक्षिप्यप्रोक्षयेत्तेनसर्वतः ॥ पूजाद्रव्यंनिजात्मानंविशुद्धंभावयेत्ततः ॥ ५६ ॥ नारायणउवाच ॥ ततःस्वपुरतोवेद्यांसर्वतोभद्रमंडलम्॥ संलिख्यकर्णिकामध्यंपूरयेच्छालितंडुलैः ॥५७॥ आस्तीर्यदर्भास्तत्रैवन्यसेत्कूर्चंसलक्षणम् ॥ आधारशक्तिमारभ्यपीठमन्वंतमर्चयेत् ॥ ५८ ॥ निर्व्रणंकुंभमादायाप्यस्त्राद्भिःक्षालितांतरम् ॥ तंतुनावेष्टयेत्तंतुत्रिगुणेनारुणेनच ॥ ५९ ॥ नवरत्नोदरंकूर्चयुतंगंधादिपूजितम् ॥ स्थापयेत्तत्रपीठेतुतारमंत्रेणदेशिकः ॥ ६० ॥ ऐक्यंकुंभस्यपीठस्यभावयेत्पूरयेत्ततः ॥ मातृकांप्रतिलोमेनजपंस्तीर्थोदकैर्मुने ॥ ६१ ॥

नारायण बोले फिर अपने आगे वेदीमें सर्वतोभद्रमण्डल लिखकर जडहनके चावलसे उसकी कर्णिकाको पूरित करै ॥५७॥ वहां कुशाओंको फैलाकर २७कुशोंका कूर्च बनाय स्थापित करै आधारशक्तिसे आरंभकर मन्त्रान्ततक पीठकी पूजा करै ॥ ५८ ॥ फिर छिद्र रहित सुन्दर कलश स्थापनकर फट् मंत्र पढकर जलसे पोंछे फिर तीन भागके लालडोरेसे उसे लपेटे॥ ५९ ॥नवरत्न कूर्च गन्धादि उसमें डालै डालनेके समयॐकार मंत्र पढै और उसपर स्थापन करै॥ ६० ॥कुंभको पीठपर धर उसकी एकत्वभावना करै और क्षकारसे ले अकारपर्यन्त उलटे अक्षर पढकर कुंभको पीठकर धर ॥ ६१ ॥

तीर्थजलसे पूरित करै और मूलमंत्र जपै अश्वत्थ पनस आमके कोमल नवीन पत्तोंसे ॥ ६२ ॥ घटका मुख ढकदे उसपर चषक फल और अक्षतरखकर बुद्धिमान् दो वस्त्रोंसे वेष्टन करै ॥६३॥ प्राणप्रतिष्ठाके मंत्रोंसे उसमें प्राणप्रतिष्ठा करै आवाहनादिमुद्रा दिखाकर देवताको प्रसन्न करै ॥६४॥ और कल्पोक्तप्रकारसे उस पर मेशानीका ध्यान करै देवीके आगे स्वागत कुशल प्रश्न करै॥६५॥पाद्य,अर्घ्य,आचमन,मधुपर्क,अभ्यंग,स्नान यह देवीको निवेदन करै॥६६॥ फिर लाल अलसीके निर्मल वस्त्र प्रदान करै जो अनेक मणियोसे युक्त हों परन्तु अकल्पोंकी कल्पना न करै॥६७॥मातृका वर्णोंसे संपुटित हुए मंत्रसे भलीभाँतिपूजा करै,फिर देवीके

मूलमंत्रंचसंजप्यपूरयेद्देवताधिया॥अश्वत्थपनसाम्राणांकोमलैर्नवपल्लवैः ॥६२॥ छादयेत्कुंभवदनंचषकंसफलाक्षतम् ॥ संस्थापयेतमतिमान्वस्त्रयुग्मेनवेष्टयेत् ॥६३ ॥ प्राणस्थापनमंत्रेणप्राणस्थापनमाचरेत् ॥ आवाहनादिमुद्राभिर्मोदयेद्देवतांपराम्॥६४॥ ध्यायेत्तांपरमेशानींकल्पोक्तेनप्रकारतः ॥ स्वागतंकुशलप्रश्नंदेव्याअग्रेसमुच्चरेत् ॥ ६५ ॥ पाद्यंदद्यात्ततोप्यर्घ्यंततश्चाचमनीयकम् ॥ मधुपर्कंचसाभ्यंगंदेव्यैस्नानंनिवेदयेत् ॥६६॥ वाससीचततोदद्याद्रक्तेक्षौमेसुनिर्मले ॥ नानामणिगणाकीर्णानाकल्पान्कल्पयेत्ततः ॥ ६७ ॥ मनुनापुटितैर्वर्णैर्मातृकायाविधानतः ॥ देव्याअंगेषुविन्यस्यचंदनाद्यैःसमर्चयेत् ॥ ६८ ॥ गंधःकालागरुभवःकर्पूरेणसमन्वितः ॥ काश्मीरंचंदनंचापिकस्तूरीसहितंमुने ॥ ॥ ६९ ॥ कुंदपुष्पादिपुष्पाणिपरदेव्यैसमर्पयेत्॥धूपोऽगरुपुरुत्रातोशीरचंदनशर्कराः ॥७०॥ मधुमिश्राःस्मृतादेव्याः प्रियाधूपात्मनासदा ॥ दीपाननेकान्दत्त्वाथनैवेद्यंदर्शयेत्सुधीः॥ ॥७१॥ प्रतिद्रव्यंजलंदद्यात्प्रोक्षणीस्थंनचान्यथा ॥ततःकुर्यादंगपूजांकल्पोक्तावरणानिच ॥७२ ॥ सांगांदेवीमथाभ्यर्च्यवैश्वदेवंततश्चरेत् ॥ दक्षिणेस्थंडिलंकृत्वातत्राधायहुताशनम् ॥ ७३ ॥ मूर्तिस्थांदेवतांतत्राऽऽवाह्यसंपूज्यचक्रमात्॥ तारव्याहृतिभिर्हुत्वामूलमंत्रेणवैततः ॥ ७४ ॥

अंगमें चन्दनादि लगावै॥६८॥काले अगर और कपूरकी गंध केशर चन्दन कस्तूरीके सहित हे मुने ! ॥६९ ॥ फिर कुन्दादिके फूल देवीको निवेदन करै अगर कपूर उशीर चन्दन शर्करा इसकी धूप॥७०॥मधु डालकर दे यह धूप देवीको बहुतप्रिय है फिर अनेक दीपक देकर बुद्धिमान् नैवेद्य दे ॥ ७१ ॥ प्रतिद्रव्यके पीछे प्रोक्षणीपात्रको स्थापन करै फिर कल्पके कहे आवरणोंके अनुसार अंगपूजा करै ॥ ७२ ॥ भलीप्रकार सांग देवीका अर्चन कर वैश्वदेव करै. वह इसप्रकार है कि दक्षिण ओर चौंतरा बनाकर उसमें अग्नि स्थापन करै॥७३॥उसमें मूर्तिमें स्थितदेवताका आवाहन कर क्रमसे पूजन करै फिर ॐकार सहित व्याहृतियोंसे मूल

१ ह्रीं म ह्रीं ह्रीं मा ह्रीम् इत्यादि मंत्र है

मंत्र पढकर आहुती दे ॥ ७४ ॥ पायस (खीर) और घृतकी २५ आहुती दे हे मुने। फिर अन्य साकल्यसे व्याहृतियोंसे आहुती दे ॥७५॥ फिर गंधादिसे पूजाकर
देवीको आसनपर बैठावे फिर अग्निको विसर्जन कर सब ओरसे बलि बखेरदे ॥७६॥ देवताके पार्षदोंको गंधपुष्पादि संयुक्त पंच उपचारसे पूजन कर ताम्बूल छत्र
चामर देकर ॥ ७७॥ देवीके आगे सहस्रवार मंत्र जपै फिर ईशानी देवीको जप समर्पण कर ईशानकोनमें॥ ७८॥कर्करीको रख उसपर दुर्गाको आवाहन कर पूजै
और रक्ष रक्ष इसप्रकार उच्चारण कर नालसे छोडे जलसे ॥७९॥ फट् मंत्र पढकर सब भूमि सींचदे फिर वहां कर्करीको स्थापन कर अस्त्रदेवताकी पूजा करै॥८०॥
पीछे गुरु शिष्यके साथ मौन हो भोजन करै उस रात्रिको यत्नपूर्वक उसी वेदीमें शयन करै ॥८१॥ नारायण बोले हे मुने ! अब स्थंडिल और कुंडके संस्कार

पंचविंशतिवारंतुपायसेनससर्पिषा ॥ हुनेत्पश्चाद्व्याहृतिभिःपुनश्चजुहुयान्मुने ॥ ७५ ॥ गंधाद्यैरर्चयित्वाचदेवींपीठेतुयोजयेत् ॥ वह्निंविसृ
ज्यहविषापरितोविकिरेद्बलिम् ॥ ७६ ॥ देवतायाःपार्षदेभ्योगंधपुष्पादिसंयुतान् ॥ पंचोपचारान्दत्त्वाथतांबूलंछत्रचामरे ॥ ७७ ॥ दद्यादे
व्यैततोमंत्रंसहस्रावृत्तितोजपेत् ॥ जपंसमर्प्यचैशान्यांविकिरेद्दिशिसंस्थिते ॥ ७८ ॥ कर्करींस्थापयेत्तस्यांदुर्गामावाह्यपूजयेत् ॥ रक्षरक्षेतिचो
च्चार्य्यनालमुक्तेनवारिणा ॥ ७९ ॥ अस्त्रमंत्रंजपन्देशंसेचयेत्तुप्रदक्षिणम् ॥ कर्करींस्थापयेत्स्थानेपूजयेच्चास्त्रदेवताम् ॥ ८० ॥ पश्चाद्गुरुस्तुशि
ष्येणसहभुंजीतवाग्यतः ॥ तस्यांरात्रौतुतद्वेद्यांनिद्रांकुर्यात्प्रयत्नतः ॥ ८१ ॥ नारायणउवाच ॥ ततःकुंडस्यसंस्कारंस्थंडिलस्यचवामुने ॥
प्रवक्ष्यामिसमासेनयथाविधिविधानतः ॥ ८२ ॥ मूलमंत्रंसमुच्चार्यवीक्षयेदस्त्रमंत्रतः ॥ प्रोक्षयेत्ताडनंकुर्यात्तेनैवकवचेनतु ॥ ८३ ॥ अभ्युक्ष
णंसमुद्दिष्टंतिस्रस्तिस्रस्ततःपरम्॥ प्रागग्राउदगग्राश्चलिखेल्लेखाःसमंततः ॥८४ ॥ प्रणवेनसमभ्युक्ष्यपीठंदेव्याःसमर्चयेत् ॥ आधारशक्तिमार
भ्यपीठमंत्रावसानकम्॥८५॥तस्मिन्पीठेसमावाह्यशिवौपरमकारणौ ॥ गंधाद्यैरुपचारैश्चपूजयेत्तौसमाहितः ॥८६ ॥ देवींध्यायेदृतुस्नातांरस
क्तांशंकरेणतु ॥ कामातुरांतयोःक्रीडांकिंचित्कालंविभावयेत् ॥ ८७ ॥

कहते है, वह संक्षेपसे यथान्याय विधानसे कहताहूं ॥८२॥ मूलमंत्र उच्चारणकर कुंभ देखै फट् मंत्रसे प्रोक्षण करै और उसी (हुं) कवचसे ताडन करै॥८३॥फिर
तीन तीन बार जलसे सींचकर पूर्व पश्चिमभागमें तीन तीन रेखा लिखै॥८४॥फिर प्रणवसे प्रोक्षण कर देवीके सिंहासनकी पूजा करै आधारशक्तिसे आरंभ कर पीठ
मंत्रपर्यंत पूजै अर्थात् आधारशक्त्ये नमः अमुकदेवीपीठाय नमः कहकर पूजा करै॥८५॥उस पीठपर शिव पार्वतीका आवाहन कर गंधादि उपचारोंसे सावधान
हो पूजन करै ॥८६॥ स्नानकिये शंकरसहित देवीका ध्यान करै कि, ऋतुस्नाता होकर शंकरमें सकाम मनलगाये है, इसप्रकार कुछ काल उनकी क्रीडाको ध्यान

करै ॥ ८७ ॥ फिर पात्रमें अग्नि लाकर सन्मुख धरै क्रव्याद अंशको छोडकर पूर्वोक्त सब वीक्षणादि करै ॥ ८८ ॥ अच्छीप्रकार संस्कार कर रंबीजका उच्चारण कर सातवार प्रणवका उच्चारण कर उसमें चैतन्यतासंयुक्त करै॥८९॥ फिर गुरु धेनुमुद्रा दिखावै फट् मंत्रसे रक्षा करकै हुं मंत्रसे अवगुंठित करै॥९०॥इसप्रकार गंधादिसे पूजा कर अग्निकुंडपर तीनवार घुमाय कुंडके निकट ॐकार जपता हुआ जाँघोंसे महीतलको स्पर्श करताहुआ॥९१॥शिवका वीर्य प्रकृतिमें गिरता है ऐसा समझके योनिरूप कुंडमे अग्नि निक्षेप करै फिर शिवा और शिवको आचमन करावै ॥ ९२ ॥ हन हन दह दह पच पच सर्वज्ञाज्ञापय स्वाहा यह अग्निदीपनका

अथवह्निसमादायपात्रेणपुरतोन्यसेत् ॥ क्रव्यादांशंपरित्यज्यपूर्वोक्तैर्वीक्षणादिभिः ॥८८॥ संस्कृत्यवह्निंरंबीजमुच्चार्यतदनंतरम् ॥ चैतन्यंयोजयेत्तस्मिन्प्रणवेनाभिमंत्रयेत् ॥ ८९॥ सप्तवारंततोधेनुमुद्रांसंदर्शयेद्गुरुः ॥ शरेणरक्षितंकृत्वातनुत्रेणावगुंठयेत् ॥ ९० ॥ अर्चितंत्रिःपरिभ्राम्यप्रादक्षिण्येनसत्तमः ॥ कुंडोपरिजपंस्तारंजानुस्पृष्टमहीतलः ॥९१॥ शिवबीजधियादेव्यायोनौवह्निंविनिक्षिपेत् ॥ आचामयेत्ततोदेवंदेवींचजगदंबिकाम् ॥ ९२ ॥ चित्पिंगलहनदहपचयुग्मंततःपरम् ॥ सर्वज्ञाज्ञापयस्वाहामंत्रोयंवह्निदीपने ॥ ९३ ॥ अग्निंप्रज्वलितंवंदेजातवेदंहुताशनम् ॥ सुवर्णवर्णममलंसमिद्धंविश्वतोमुखम् ॥ ९४ ॥ मंत्रेणानेनतंवह्निंस्तुवीतपरमादरात् ॥ ततोन्यसेद्वह्निमंत्रंषडंगंदेशिकोत्तमः ॥ ९५ ॥ सहस्रार्चिःस्वस्तिपूर्णउत्तिष्ठपुरुषःस्मृतः ॥ धूमव्यापीसप्तजिह्वोधनुर्धरइतिक्रमात् ॥ ९६ ॥ जातियुक्ताःषडंगाःस्युःपूर्वस्थानेषुविन्यसेत् ॥ ध्यायेद्वह्निंहेमवर्णंत्रिनेत्रंपद्मसंस्थितम् ॥ ९७ ॥ इष्टशक्तिस्वस्तिकाभीधारकंमंगलंपरम् ॥ परिषिंचेत्ततःकुंडमेखलोपरिमंत्रवित् ॥ ९८ ॥

मंत्र है॥९३॥जातवेद हुताशन प्रदीप्त अग्निको प्रणाम करता हूं जो सुवर्णके समान निर्मल सब ओर प्रदीप्त है॥९४॥इस मंत्रसे परम आदरसे अग्निकी स्तुति करै फिर अग्निमंत्रसे षडंगन्यास करै॥९५॥अंग यह है सहस्रार्चिःस्वस्तिपूर्ण उत्तिष्ठ पुरुष धूमव्यापिन् सप्तजिह्व धनुर्धर यह क्रमसे अंग हैं॥९६॥यह जाति युक्त षडंग हैं ॥ इनका पूर्वोक्त प्रकारसे न्यास करै अर्थात् जातियुक्ताय नमः स्वाहा वषट् हुं वौषट् फट् यह पद लगावै ॐ सहस्रार्चिषे हृदयाय नमः स्वस्तिपूर्णाय शिरसे स्वाहा इत्यादि मंत्र जानना ॥९७॥ वरमुद्रा, शक्ति, स्वस्तिक, अभयमुद्राधारक परममंगल हैं फिर मंत्रका ज्ञाता कुंडमेखलापर सिंचन करै ॥ ९८ ॥

फिर परिधिमें कुशा बिछावे फिर त्रिकोण षट्कोण अष्टपत्र ॥ ९९ ॥ इसप्रकार अग्नियंत्र जाने तिसके मध्यमें नीचेलिखे मन्त्रसे अग्निकी पूजा करै ॥ १०० ॥ वैश्वानर ततोजातवेदः पश्चात् इह आवह लोहिताक्षपद सबकार्योंको साधन करो ॥ १ ॥ यह वह्निजायान्त मंत्र है इससे अग्निकी पूजाकरै छहो कोनोंके मध्यमें हिरण्या, गगना ॥ २ ॥ रक्ता, कृष्णा, सुप्रभा, बहुरूपा, अतिरिक्तिका इसप्रकारसे अग्निकी सात जिह्वाओंका पूजन करके केसरोंमें अंगोंका पूजन करै ॥ ३ ॥ दलोंके मध्यमें स्वस्तिकधारिणी शक्तिका पूजन करै जातवेदा सप्तजिह्व हव्यवाहन ॥ ४ ॥ अश्वोदरजसंज्ञ वैश्वानर कौमारतेजा विश्वमुख देवमुख ॥ ५ ॥ "ॐअग्नयेजातवेदसेनमः" इसप्रकार इनके मन्त्र जानै और सब ओर वज्रादि आयुध लिये लोकपालोंकी पूजा करै ॥ ६ ॥ नारायण बोले फिर स्रुक् आज्यसंस्कार कर

दर्भैःपरिस्तरेत्पश्चात्परिधीन्विन्यसेदथ ॥ त्रिकोणवृत्तषट्कोणंसाष्टपत्रंसभूपुरम् ॥ ९९ ॥ यंत्रंविभावयेद्वह्नेःपूर्ववासंलिखेदथ ॥ तन्मध्येपूजयेद्वह्निं मंत्रेणानेनवैमुने ॥ १०० ॥ वैश्वानरततोजातवेदःपश्चादिहावह ॥ लोहिताक्षपदंप्रोक्त्वासर्वकर्माणिसाधय ॥ १ ॥ वह्निजायांतकोमंत्रस्तेनवह्निंतुपूजयेत् ॥ मध्येषट्स्वपिकोणेषुहिरण्यागगनातथा ॥ २ ॥ रक्ताकृष्णासुप्रभाचबहुरूपातिरक्तिका ॥ पूजयेत्सप्तजिह्वास्ताःकेसरेष्वंगपूजनम् ॥ ३ ॥ दलेषुपूजयेन्मूर्तीःशक्तिस्वस्तिकधारिणीः ॥ जातवेदाःसप्तजिह्वोहव्यवाहनएवच ॥ ४ ॥ अश्वोदरजसंज्ञोन्यःपुनर्वैश्वानराह्वयः ॥ कौमारतेजाःस्याद्विश्वमुखोदेवमुखःस्मृतः ॥ ५ ॥ ताराग्नयेपदाद्याःस्युर्नत्यंतावह्निमूर्तयः ॥ लोकपालांश्चतुर्दिक्षुवज्राद्यायुधसंयुतान् ॥ ६ ॥ नारायणउवाच ॥ ततःस्रुक्स्रुवसंस्कारावाज्यसंस्कारएवच ॥ कृत्वाहोमंततःकुर्यात्स्रुवेणादायवैघृतम् ॥ ७ ॥ दक्षिणाद्घृतभागात्तुवह्नेर्दक्षिणलोचने ॥ जुहुयादग्नयेस्वाहेत्येवंवैवामतोऽन्यतः ॥ ८ ॥ सोमायस्वाहेतिमध्याद्घृतमादायसत्तम ॥ अग्नीषोमाभ्यांस्वाहेतिमध्यनेत्रेहुनेत्ततः ॥ ९ ॥ पुनर्दक्षिणभागात्तुघृतमादायवैमुखे ॥ अग्नयेस्विष्टकृतेस्वाहेत्यनेनैवहुनेत्ततः ॥ ११० ॥ सताराभिर्व्याहृतिभिर्जुहुयादथसाधकः ॥ जुहुयादग्निमंत्रेणत्रिवारंतुततःपरम् ॥ ११ ॥ ततस्तुप्रणवेनैवाऽप्यष्टावष्टौघृताहुतीः ॥ गर्भाधानादिसंस्कारकृतेतुजुहुयान्मुने ॥ १२ ॥

होम करै जिस स्रुवसे घृत लेकर होम करै ॥ ७ ॥ और घृतके दक्षिणभागमें अग्निके दक्षिण नेत्रमें हुनै ॐ अग्नयेस्वाहा इसमन्त्रसे होम करै ॥ ८ ॥ सोमायस्वाहा इससे मध्यभाग घृतसे अग्नीषोमाभ्यां स्वाहा इससे मध्य नेत्रमें हुनै ॥ ९ ॥ फिर दक्षिणभागसे घृत लेकर अग्निके मुखमें अग्नयेस्विष्टकृते स्वाहा इससे होम करै ॥ ११० फिर ॐभूर्भुवः स्वाहा इत्यादिसे आहुती करै फिर तीनवार पूर्वोक्त अग्निमन्त्रसे आहुती दे ॥ ११ ॥ फिर प्रणवमंत्रसे आठ घीकी आहुती दे, हे मुने! इसप्रकार गर्भाधानादि

संस्कार करनेके अर्थ हुनै ॥१२॥ वे ये हैं गर्भाधान, पुंसवन, सीमन्तोन्नयन, जातकर्म, नामकर्म, निष्क्रमण अन्नप्राशन, चूडाकरण, व्रतबन्ध ॥ १३ ॥ १४॥ गोदान, विवाह ये श्रुतिकथित कर्म हैं. फिर शिव पार्वतीका पूजनकर विसर्जन करै ॥ १५॥ और अग्निके उद्देशसे साधक पांच समिधा हवन करै, फिर एक एक आवरणकी आहुती दे ॥१६॥ फिर स्रुवसे चारबार घृत लेकर अपने आसनमें स्थित हुआ आहुती दे ॥ १७॥ फिर अग्निके वौषट् मंत्रपूर्वक महागणेशके मंत्रसे दशआहुती दे ॐ ॐ स्वाहा, १ॐ श्रींस्वाहा २ ॐ श्रीं ह्रीं स्वाहा ॐ श्रीं ह्रीं क्लीं स्वाहा, ॐ श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं स्वाहा, ॐ श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं गंस्वाहा ॐ श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौंगंगणपतयेस्वाहा ७ वरवरद ८ सर्वजनंमेवशम् ९ आनयस्वाहा यह दश आहुती हैं ॥१८॥ फिर अग्निमें पीठकी पूजाकर सुनानेवाले मंत्रके

गर्भाधानंपुंसवनंसीमंतोन्नयनंततः ॥ जातकर्मनामकर्माप्युपनिष्क्रमणंतथा ॥ १३ ॥ अन्नाशनंतथाचूडाव्रतबंधस्तथैवच ॥ महानाम्न्यं व्रतंपश्चात्तथौपनिषदंव्रतम् ॥ १४ ॥ गोदानोद्वाहकौप्रोक्ताःसंस्काराःश्रुतिचोदिताः ॥ ततःशिवंपार्वतींचपूजयित्वाविसर्जयेत् ॥ १५ ॥ जुहुयात्पंचसमिधोवह्निमुद्दिश्यसाधकः ॥ पश्चादावरणानांचाप्येकैकामाहुतिंहुनेत् ॥ १६ ॥ घृतंस्रुचिसमादायचतुर्वारंस्रुवेणच ॥ पिधायतांतुतेनैवमुनेतिष्ठन्निजासने॥ १७ ॥ वौषडंतेनमनुनावह्नेस्तुजुहुयात्ततः ॥ महागणेशमंत्रेणजुहुयादाहुतीर्दश ॥१८॥ वह्नौपीठंसमभ्यर्च्यदेयमंत्रस्यदेवताम्॥वह्नौध्यात्वातुतद्वक्रेपंचविंशतिसंख्यया॥१९॥मूलमंत्रेणजुहुयाद्वक्रैकीकरणायच॥वह्निदेवतयोरैक्यंभावयन्नात्मनासह॥१२०॥ एकीभूतंभावयेत्तुततस्तुसाधकोत्तमः ॥ षडंगदेवतानांचजुहुयादाहुतीःपृथक् ॥ २१॥ एकादशैवजुहुयादाहुतीर्मुनिसत्तम ॥ एतेननाडीसंधानं वह्निदेवतयोर्मुने ॥२२॥ एकैकक्रमयोगेनाप्यावृत्तीनांतथैवच ॥एकैकक्रमयोगेनघृतेनजुहुयान्मुने ॥ २३ ॥ ततःकल्पोक्तद्रव्यैस्तुजुहुयादथवा तिलैः ॥ देवतामूलमंत्रेणगजांतकसहस्रकम् ॥ २४ ॥एवंहुत्वाततोदेवींसंतुष्टांभावयेन्मुने ॥ तथैवाऽवृतिदेवीश्चवह्न्याद्यादेवताअपि ॥ २५ ॥

देवताका ध्यान अग्निमुखमें करै और २५ मूल मंत्रसे आहुती दे ॥ १९ ॥ अग्नि और देवताका एक मुख करनेके निमित्त अपने साथ भावना करै ॥१२०॥ इसप्रकार जो भावना करता है वह उत्तम साधक है षडंग देवताओंकी पृथक् आहुती दे ॥ २१ ॥ हे मुनिसत्तम ! इसप्रकार ग्यारह आहुती दे. हे मुने ! इससे अग्नि और अभीष्ट देवताकी एकता होजाती है ॥२२॥ फिर एक देवताके एक अग्निके उद्देशसे आहुती दे. हे मुने ! इसप्रकार क्रमसे आहुती दे॥२३॥ फिर कल्पमें कहे शेष साकल्य वा तिलसे आहुती दे देवीके अष्टोत्तर सहस्रनामसे हवन करै ॥ २४ ॥ इस प्रकार आहुतीसे देवी आवृत्तिदेवी और अग्नि आदि देवताओंको संतुष्ट समझै ॥ २५ ॥

फिर जब शिष्य स्नान संध्या कर चुके तब दो वस्त्र धारण किये सुवर्णके आभूषण पहरे हो ॥२६॥ उस शुद्धचित्त कमंडलु हाथमें लियेको गुरु कुंडके निकट प्राप्त करै तब शिष्य गुरु और सभासदोंको प्रणाम कर ॥ २७ ॥ तथा कुलदेवताको प्रणाम कर विष्टरपर बैठे तब गुरु उस शिष्यको कृपादृष्टिसे देखै ॥ २८ ॥ और उसके चैतन्यको अपने देहमें संगत हुआ भावना करै फिर शिष्यके शरीरमें आगेलिखे अध्वाका शोधन करै ॥२९॥ होमसे उसकी शुद्धिहोती है सो करके कृपा दृष्टिसे अवलोकन करै जिससे यह शुद्धात्मा होकर देवादिके अनुग्रह योग्य होता है॥१३०॥ नारायण बोले शिष्यके शरीरमें क्रमसे छः मार्ग ध्यान करै. चरणोंमें कलाध्वा, लिंगमें तत्वाध्वा ॥३१॥ नाभिमें भुवनाध्वा, हृदयमें वर्णाध्वा, मस्तकमें पदाध्वा, मूर्धामें मंत्राध्वा ॥३२॥ शिष्यको कूर्चसे स्पर्शकर मंत्र पढै और

ततःशिष्यंचसुस्नातंकृतसंध्यादिकक्रियम् ॥ वस्त्रद्वययुतंस्वर्णाभरणेनसमन्वितम् ॥ २६॥ कमंडलुकरंशुद्धंकुंडस्यांतिकमानयेत ॥ नमस्कृत्य ततःशिष्योगुरूनथसभासदः ॥ २७ ॥ कुलदेवंनमस्कृत्यविशेत्तत्राऽथविष्टरे ॥ गुरुस्ततस्तुतंशिष्यंकृपादृष्ट्याविलोकयेत् ॥ २८ ॥ तच्चैतन्यंनिजेदेहेभावयेत्संगतंत्त्विति ॥ ततःशिष्यतनुस्थानामध्वनांपरिशोधनम् ॥ २९ ॥ कुर्यात्तुहोमतोविद्वान्दिव्यदृष्ट्यवलोकनात् ॥ येन जायेतशुद्धात्मायोग्योदेवाद्यनुग्रहे ॥ १३० ॥ नारायणउवाच ॥ तनौध्यायेत्तुशिष्यस्यषडध्वनःक्रमेणतु ॥ पादयोस्तुकलाध्वानमंधौतत्त्वाध्वकंपुनः ॥ ३१ ॥ नाभौतुभुवनाध्वानंवर्णाध्वानंतथाहृदि ॥ पदाध्वानंतथाभालेमंत्राध्वानंतुमूर्धनि ॥ ३२ ॥ शिष्यंस्पृशंस्तुकूर्चेनतिलैराज्यपरिप्लुतैः ॥ शोधयाम्यमुमध्वानंस्वाहेतिमनुमुच्चरन् ॥ ३३ ॥ ताराढ्यंजुहुयादष्टवारंप्रत्यध्वमेवहि ॥ षडध्वनस्ततस्तांस्तुलीनान्ब्रह्मणिभावयेत् ॥ ३४ ॥ पुनरुत्पादयेत्तस्मात्सृष्टिमार्गेणवैगुरुः ॥ आत्मास्थितंतच्चैतन्यंपुनःशिष्येतुयोजयेत् ॥ ३५ ॥ पूर्णाहुतिंततोहुत्वादेवतांकलशेनयेत्॥पुनर्व्याहृतिभिर्हुत्वावह्नेरंगाहुतीस्तथा॥३६॥एकैकशोगुरुर्दत्त्वाविसृजेद्वह्निमात्मनि ॥ ततःशिष्यस्यनेत्रेतुबध्नीयाद्वाससागुरुः॥ ॥ ३७ ॥ नेत्रमंत्रेणतंशिष्यंकुंडतोमंडलंनयेत् ॥ पुष्पांजलिंमुख्यदेव्यांकारयेच्छिष्यहस्ततः॥३८॥ नेत्रबंधंनिराकृत्यवेशयेत्कुशविष्टरे॥भूतशुद्धिंशिष्यदेहेकुर्यात्प्रोक्तेनवर्त्मना ॥ ३९ ॥

विचारै कि, इसके अध्वा शुद्ध हों तिल आज्यसे आहुती दे "अस्य शिष्यस्य कलाध्वानं शोधयामि स्वाहा" यह मंत्र उच्चारण करै ॥ ३३ ॥ इसप्रकार आठ वार पढै फिर प्रत्येक अध्वाका नाम लेकर छहों अध्वा ब्रह्ममें लीन भावित करै ॥ ३४ ॥ फिर सृष्टिमार्गसे उत्पादन करै और आत्मस्थित चैतन्य फिर शिष्यमें योजित करै ॥ ३५ ॥ फिर पूर्णाहुती कर देवताको कलशमें विसर्जन करै फिर व्याहृति होम अग्न्यंग हवन करै ॥ ३६ ॥ एक एकको आहुती देकर गुरु अपनेमें सबको विसर्जन करै फिर गुरु वस्त्रसे शिष्यके नेत्र बाँधै ॥ ३७ ॥ बाँधनेके समय वौषट् पढकर कुंडके निकटसे कलशके समीप शिष्यको लेजाय और शिष्यके हाथसे मुख्य देवीके आगे पुष्पांजलि करावै ॥ ३८ ॥ फिर शिष्यके नेत्र खोलकर कुशके विष्टरपर बैठावै पूर्वप्रकारसे शिष्यके देहमें भूतशुद्धि करै॥३९॥

फिर शिष्यके शरीरमें मंत्रोदित न्यास करके फिर दूसरे मंडल पर शिष्यको बैठावै जहां घट स्थापि ॥ ४० ॥ मातृका पढ पढ कर कुंभके पल्लव शिष्यके शिरपर धरै कलशके जलसे स्नान करावै ॥ ४१ ॥ फिर वर्द्धनी जलसे सींचै, फिर शिष्य कर दोवस्त्र धारण करै ॥ ४२ ॥ और अपनी देहमें भस्म लगाकर गुरुके निकट जाय तब गुरु अपने हृदयसे निकली शिवा भगवतीको ॥ ४३ ॥ शिष्य हृदयमें प्रवेश हुई भावना करै और गन्धादिसे पूजै देवता तथा शिष्यकी एकता जानकर ॥ ४४ ॥ अपना दक्षिण हाथ शिष्यके मस्तकपर धर कर दहिने कानमें मंत्र सुनावै इसप्रकार अपना हाथ उसके शिरपर रखता हुआ महादेवीका महामंत्र पढै ॥ ४५ ॥ हे मुने ! शिष्यभी एकसौ आठ मंत्र जपता उन देवतात्मक गुरुको भूमिमें दंडवत

मंत्रोदितांस्तथान्यासान्कृत्वाशिष्यतनौततः ॥ मंडलेवेशयेच्छिष्यमन्यस्मिन्कुंभसंस्थितान् ॥१४०॥ पल्लवाञ्छिष्यशिरसिविन्यसेन्मातृकां जपेत् ॥ कलशस्थजलैःशिष्यंस्नापयेद्देवतात्मकैः॥ ४१ ॥वर्धनीजलसेकंचकुर्याद्रक्षार्थमंजसा ॥ ततःशिष्यःसमुत्थायवाससीपरिधायच ॥ ॥ ४२ ॥ कृतभस्मावलेपश्चसंविशेद्गुरुसन्निधौ ॥ ततोगुरुःस्वकीयात्तुहृदयान्निर्गतांशिवाम् ॥४३॥ प्रवेशिंशिष्यहृदयेभावयेत्करुणानिधिः॥ पूजयेद्गंधपुष्पाद्यैरैक्यंवैभावयंस्तयोः ॥ ४४ ॥ ततस्त्रिशोदक्षकर्णेशिष्यस्योपदिशेद्गुरुः ॥ महामंत्रंमहादेव्याःस्वहस्तंशिरसिन्यसन् ॥ ४५ ॥ अष्टोत्तरशतंमंत्रंशिष्योपिप्रजपेन्मुने॥ दंडवत्प्रणमेद्भूमौतंगुरुंदेवतात्मकम् ॥ ४६ ॥ सर्वस्वमर्पयेत्तस्मैयावज्जीवमनन्यधीः ॥ ऋत्विग्भ्योदक्षिणांदत्त्वाब्राह्मणांश्चापिभोजयेत्॥४७॥सुवासिनीःकुमारीश्चबटुकांश्चैवसर्वशः॥ दीनानाथान्दारिद्रांश्चवित्तशाठ्यविवर्जितः ॥ ४८ ॥ कृतार्थंतांस्वस्यबुद्ध्वानित्यमाराधयेन्मनुम् ॥ इतितेकथितःसम्यग्दीक्षाविधिरनुत्तमः ॥ ४९ ॥ विमृश्यैतदशेषेणभजदेवीपदांबुजम् ॥ नान्यस्तु परमोधर्मोब्राह्मणस्याऽत्रविद्यते ॥ १५० ॥ वैदिकः स्वस्वगृह्योक्तक्रमेणोपदिशेन्मनुम् ॥ तांत्रिकस्तंत्ररीत्यास्थितिरेषासनातनी ॥ ५१ ॥ तत्तदुक्तप्रयोगांस्तेतेतेकुर्युर्नचान्यथा ॥ नारायणउवाच ॥ इतिसर्वंमयाख्यातंयत्पृष्टंनारदत्वया ॥ ५२ ॥ अथपरंपरांबायाभजनित्यंपदांबुजम् ॥ नित्यमाराध्यतच्चाहंनिर्वृतिंपरमांगतः ॥ ५३ ॥

प्रणाम करै ॥४६॥ और उनको सर्वस्व समर्पण करके जीवनपर्यन्त अनन्यबुद्धि रक्खै ऋत्विजोंको दक्षिणा देकर ब्राह्मणोंवा भोजन करावै ॥४७॥ सुवासिनी कुमारी बटुक दीन अनाथ दारिद्रियोंको वित्तकी शठता न करके दे॥४८॥और अपनेको कृतार्थ मानकर सदा मंत्र जपै यह आपसे उत्तम प्रकारसे दीक्षाविधि कही ॥४९॥ इसको भलीप्रकार विचार देवीके चरणकमलोंका ध्यान करो ब्राह्मणके निमित्त और कोई परमधर्म नहीं है ॥१५०॥ हे नारद ! जो वैदिक अपने गृह्योक्तक्रमसे वेदका उपदेश करै तांत्रिक तंत्ररीतिसे करै यह सनातनी श्रुति है ॥ ५१ ॥ वे अपने अपने प्रयोगोंको अन्यथा न करै. नारायण बोले हे नारद ! जो तुमने पूँछा सो कहा ॥ ५२ ॥ अब पराम्बाके नित्यचरणोंका भजन करो और परमशान्तिको प्राप्त होकर नित्य आराधना करो॥५३॥

नेत्र मीच नारायण देवीका ध्यान करने लगे ॥ ५४ ॥ इसप्रकार भगवान् नारायण
व्यास बोले हे राजन् ! इसप्रकार नारदसे सब कुछ कथन कर समाधिमे हो
मुनिजनोंमें श्रेष्ठ परमप्रसन्न हुए और नारदजी भी परमनारायण गुरुको प्रणामकर देवीदर्शनकी इच्छासे तप करने चले गये ॥ १५५ ॥ इति श्रीदेवीभागवते
महापुराणे द्वादशस्कंधे भाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः॥ ७॥ जनमेजय बोले हे भगवन् ! सब धर्मोंके ज्ञाता सब शास्त्र जाननेवालोंमें श्रेष्ठ आपने सब द्विजातियोंके
शक्तिकी उपासना कही है ॥ १ ॥ जब कि, तीनो कालमे गायत्रीकीही परमउपासना है फिर इसको त्याग ब्राह्मण और देवता क्यों ग्रहण करते हैं, अपनेही
देवताको स्मरण करना चाहिये "यो वै स्वां देवतामतियजते प्रस्वायै देवतायै च्यवते न परां प्राप्नोति पापीयान् भवति" इति श्रुतेः [ तथाच गोपथब्राह्मणे गायत्र्यु
पनिषदि ] यह ब्रह्मही प्रतिष्ठाका आयतन है इसको जो धारण करता है उसकी सत्यमे प्रतिष्ठा है उसीसे गायत्री है जो जपनेसे पुण्य कीर्ति आदि देती है सामवि

नारायणस्तुभगवान्मुनिवर्यशिखाम
व्यासउवाच ॥ इतिराजन्नारदायपोक्त्वासर्वमनुत्तमम् ॥ समाधिमीलिताक्षस्तुदध्यौदेवीपदांबुजम् ॥५४॥
णिः ॥ नारदोपिततोनत्वागुरुंनारायणंपरम् ॥ जगामसद्यस्तपसेदेवीदर्शनलालसः ॥१५५ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेद्वादशस्कन्धेसप्त
मोऽध्यायः ॥ ७ ॥ जनमेजयउवाच ॥भगवन्सर्वधर्मज्ञसर्वशास्त्रवतांवर ॥ द्विजातीनांतुसर्वेषांशक्त्युपास्तिःश्रुतीरिता ॥ १ ॥ संध्याकालत्र
येऽन्यस्मिन्कालेनित्यतयाविभो ॥ तांविहायद्विजाःकस्माद्गृह्णीयुश्चान्यदेवताः ॥ २ ॥ दृश्यंतेवैष्णवाःकेचिद्गाणपत्यास्तथापरे ॥ कापालि
काश्चीनमार्गरतावल्कलधारिणः ॥ ३ ॥ दिगंबरास्तथाबौद्धाश्चार्वाकाएवमादयः ॥ दृश्यंतेबहवोलोकेवेदश्रद्धाविवर्जिताः ॥ ४ ॥

धान ब्राह्मणमें इसप्रकार अंग लिखे हैं "शिर ब्रह्मा, द्यौ ललाट, चन्द्रादित्य नेत्र मुख अग्नि, जिह्वा, सरस्वती, त्वष्टा, ग्रीवा, वसुरुद्र, बाहू, ऊरु, वायु, पृष्ठ इन्द्र,
विष्णु नाभि, प्रजापति जघन, ऊरु मरुत्, वेद पाद, स्मित बिजली, उच्छ्वास वायु, अस्थी पर्वत, समुद्र वस्त्र, नक्षत्र अलंकार हैं" जो इसप्रकार जानता है उसका
न्यूनाधिक सब पूर्ण होता है । बृहदारण्यकमें कहा है "साहैषा गयांस्तत्रे प्राणावैगयास्तत्प्राणांस्तत्रे तद्यद्गयांस्तत्रे तस्माद्गायत्रीनामेति" इसीप्रकार अनेक श्रुति
है, यदि कहो गायत्रीका सविता देवता है सविताका अर्थ यहां तदन्तर्गत जगत्कर्ता परमात्माही विवक्षित है, संध्यामे सूर्यमें ब्रह्मकीही उपासना है यह सबकी
शक्ति है इसकारण यही ध्येय है इसको छोडकर ॥ २ ॥ कोई वैष्णव कोई गाणपत्य कोई चीनदेशीय मार्गमें रत हैं, कोई वल्कल धारी हैं, कोई बहुतसे वेद
शास्त्रसे वार्जित दिगम्बर बौद्ध चार्वाकादि दिखाई देते है ॥ ३ ॥ ४ ॥

हे ब्रह्मन् ! इसमें क्या कारणहै सो आप कहिये जो बुद्धिमान् पंडित अनेक तर्कोंमें चतुर हैं॥५॥यहभी वेद श्रद्धासे रहित है.बुद्धिसे कोई अपना कल्याण छोडनेकी इच्छा नहीं करता॥६॥हे वेदविदांवर ! इसमे कारण क्या है सो कहिये और आपने पहले मणिद्वीपकी महिमा कही थी ॥७॥ वह कैसा है? जहां देवीका परम स्थान है मुझ भक्त श्रद्धावालेसे आप यह भी कहिये ॥८॥प्रसन्न हुए गुरु गुह्य बात भी कहते है. भगवान् बादरायण यह जनमेजयके वचन सुन ॥ ९ ॥ हे मुनीश्वरो! क्रमसे सब कहने लगे जिसको सुनकर द्विजातियोंकी वेदमें श्रद्धा होती है॥१०॥व्यासजी बोले हे राजन्!आपने समयोचित भली बात पूँछी तुम बुद्धि

किमत्रकारणंब्रह्मंस्तद्भवान्वक्तुमर्हति ॥ बुद्धिमंतःपंडिताश्चनानातर्कविचक्षणाः ॥ ५ ॥ अपिसंत्येववेदेषुश्रद्धयातुविवर्जिताः ॥ नहिकश्चित्स्वकल्याणंबुद्ध्याहातुमिहेच्छति ॥ ६ ॥ किमत्रकारणंतस्माद्वदवेदविदांवर ॥ मणिद्वीपस्यमहिमावर्णितोभवतापुरा ॥ ७ ॥ कीदृक्तदस्तियद्देव्याःपरंस्थानंमहत्तरम् ॥ तच्चापिवदभक्तायश्रद्दधानायमेऽनघ ॥ ८ ॥ प्रसन्नास्तुवदंत्येवगुरवोगुह्यमप्युत ॥सूतउवाच ॥ इतिराज्ञोवचःश्रुत्वा भगवान्बादरायणः ॥ ९॥ निजगादततःसर्वंक्रमेणैवमुनीश्वराः ॥ यच्छुत्वातुद्विजातीनां वेदश्रद्धाविवर्धते ॥ १० ॥ व्यासउवाच ॥ सम्यक्पृष्टंत्वयाराजन्समयेसमयोचितम् ॥ बुद्धिमानसिवेदेषुश्रद्धावांश्चैवलक्ष्यसे ॥ ११ ॥ पूर्वंमदोद्धतादैत्यादेवैर्युद्धंतुचक्रिरे ॥ शतवर्षंमहाराज महाविस्मयकारकम् ॥ १२ ॥ नानाशस्त्रप्रहरणंनानामायाविचित्रितम् ॥ जगत्क्षयकरंनूनंतेषांयुद्धमभून्नृप ॥ १३ ॥ पराशक्तिकृपावेशाद्देवैर्दैत्याजितायुधि ॥ भुवंस्वर्गंपरित्यज्यगताःपातालवेश्मनि ॥ १४ ॥ ततःप्रहर्षितादेवाःस्वपराक्रमवर्णनम् ॥ चक्रुःपरस्परंमोहात्साभिमानाः समंततः ॥ १५ ॥ जयोऽस्माकंकुतोनस्यादस्माकंमहिमायतः ॥ सर्वोत्तरःकुत्रदैत्याःपामरानिष्पराक्रमाः ॥१६ ॥ सृष्टिस्थितिक्षयकरावयंसवैयशस्विनः ॥ अस्मदग्रेपामराणां दैत्यानांचैवकाकथा ॥ १७ ॥

मान् वेदमें श्रद्धावाले हो॥११॥॥ पहले मदोद्धत हुए दैत्य देवताओंसे युद्ध करते हुए हे महाराज ! सौ वर्षतक महाविस्मयकारक युद्ध हुआ॥१२॥जो अनेक शस्त्रोंके प्रहार और अनेक मायासे विचित्र अर्थात् उनका जगत्क्षयकारी युद्ध हुआ॥१३॥उस समय पराशक्तिकी कृपासे देवताओंने दैत्योंको जीता और वह भूलोकको छोडकर पातालमें चले गये॥१४॥तब देवता प्रसन्न होकर अपना अपना पराक्रम वर्णन करने लगे और अभिमानसे बोले॥१५॥जब कि,हमने अपने पराक्रमकी महिमा दिखाई तब जय क्यों न होती सबसे बडे भी दैत्य क्यों न हों तथापि वे दैत्य पामर और निष्पराक्रम है॥१६॥हम तो सब यशस्वी सृष्टिकी

१ तलवकार उपनिषदमें यह कथा देखो ।

भा० ॥

स्थिति और लय करनेवाले है. हमारे आगे पामर दैत्योंकी क्या कथा है ॥ १७॥ वह सब पराशक्तिके प्रभावको न जानकर मोहको प्राप्त होगये उनके ऊपर अनुग्रह करनेको उसी समय जगदम्बा॥ १८॥ कृपाकर यज्ञरूपसे प्रगट हुई जो कोटिसूर्यके समान प्रकाशमान् करोड़ चन्द्रमाकी सामान शीतल॥ १९॥ कोटि विद्युत्‌की समान कान्तिमान् हाथ पैर आदिसे रहित वह अदृष्टपूर्व परम सुन्दर तेज देखकर सब कोई विस्मयपूर्वक बोले यह क्या यह क्या यह कोई दैत्योंकी माया वा चेष्टा वा किसी अन्यकी माया है ॥ २० ॥ २१ ॥ यह किसीने देवताओंको विस्मयकारक निर्माण की है तब सब देवता मिलकर विचार करनेलगे ॥ २२ ॥ कि, यक्षके समीप जाकर पूँछना चाहिये कि, तुम कौन हो फिर उसका बलाबल जानकर प्रतिक्रिया करनी चाहिये ॥ २३॥ तब अग्निको बुलाकर कहा हे अग्नि ! जाओ तुम हमारा

पराशक्तिप्रभावंतेनज्ञात्वामोहमागताः ॥ तेषामनुग्रहंकर्तुंतदैवजगदंबिका ॥१८॥ प्रादुरासीत्कृपापूर्णायक्षरूपेणभूमिप ॥ कोटिसूर्यप्रतीकाशं चंद्रकोटिसुशीतलम् ॥१९॥ विद्युत्कोटिसमानाभंहस्तपादादिवर्जितम्॥ अदृष्टपूर्वंतदृष्ट्वातेजःपरमसुंदरम्॥२०॥सविस्मयास्तदाप्रोचुःकिमिदंकिमिदंत्विति॥ दैत्यानांचेष्टितंकिंवामायाकापिमहीयसी ॥२१॥ केनचिन्निर्मितावाऽथदेवानांस्मयकारिणी॥ संभूयतेतदासर्वेविचारंचक्रुरुत्तमम् ॥२२॥ यक्षस्यनिकटेगत्वाप्रष्टव्यंकस्त्वमित्यपि॥बलाबलंततोज्ञात्वाकर्तव्यातुप्रतिक्रिया॥२३॥ततोवह्निंसमाहूयप्रोवाचेंद्रःसुराधिपः॥ गच्छवह्नेत्वमस्माकंयतोसिमुखमुत्तमम् ॥ २४ ॥ ततोगत्वातुजानीहिकिमिदंयक्षमित्यपि ॥ सहस्राक्षवचःश्रुत्वास्वपराक्रमगर्भितम् ॥२५॥ वेगात्सनिर्गतोवह्निर्ययौयक्षस्यसंनिधौ ॥ तदाप्रोवाचयक्षस्तंत्वंकोऽसीतिहुताशनम् ॥ २६ ॥ वीर्यंचत्वयिकिंयत्तद्वदसर्वंममाग्रतः ॥ अग्निरस्मितथाजातवेदाअस्मीतिसोऽब्रवीत्॥२७॥सर्वस्यदहनेशक्तिर्मयिविश्वस्यतिष्ठति ॥ तदायक्षंपरंतेजस्तदग्रेनिदधौतृणम् ॥२८॥ दहैनंयदितेशक्तिर्विश्वस्यदहनेऽस्तिहि ॥ तदासर्वबलेनैवाऽकरोद्यत्नंहुताशनः ॥ २९ ॥ नशशाकतृणंदग्धुंलज्जितोऽगात्सुरान्प्रति ॥ पृष्टेदेवैस्तुवृत्तांतेसर्वंप्रोवाचहव्यभुक् ॥ ३० ॥ वृथाऽभिमानोह्यस्माकंसर्वेशत्वादिकेसुराः ॥ ततस्तुवृत्रहावायुंसमाहूयेदमब्रवीत् ॥ ३१ ॥ त्वयिप्रोतंजगत्सर्वंत्वच्चेष्टाभिस्तुचेष्टितम् ॥ त्वंप्राणरूपःसर्वेषांसर्वशक्तिविधारकः ॥ ३२ ॥

मुखस्वरूप हो ॥ २४॥ जाकर इस यक्षको जानो कि यह कौन है ? इन्द्रके वचन सुन अपने पराक्रमसे गर्वित ॥ २५ ॥ अग्नि बड़े वेगसे उठकर यक्षके समीप गया तब यक्षने हुताशनसे कहा तुम कौन हो ॥ २६॥ कितना तुममें बल है वह सब मुझसे कहो उसने कहा मैं अग्नि जातवेदा हूं॥ २७॥मुझमे सब विश्वके दहन करनेकी सामर्थ्य है, तब परमतेजस्वी यक्षने अग्निके आगे तृण रखकर ॥ २८॥ कहा यदि विश्वदहनकी तुममे शक्ति है तो इसको जलाओ, तब हुताशनने अपने पूर्ण बलसे यत्न किया पर जला न सका ॥ २९॥ तब लज्जित हो देवताओके समीप गया और पूँछने पर अग्निने सब वृत्तान्त कहा ॥ ३०॥ हे देवताओ ! सर्वेश्वर होनेका हमको वृथा अभिमान है तब इन्द्रने वायुको बुलाकर यह कहा ॥ ३१ ॥ यह सब जगत् तुममे प्राप्त हैं और तुम्हारी चेष्टाओसे चेष्टित है तुम सबके

प्राणरूप और सबकी शक्तिधारण करनेवाले हो ॥३२॥ तुम्ही जाकर देखो यह यक्ष कौन है ? इस यक्षके जाननेमें और कोई समर्थ नहीं है ॥ ३३ ॥ वह गुणगौरवसे गुंफित इन्द्रके वचन सुन अभिमानपूर्वक यक्षके समीप गया ॥ ३४ ॥ यक्ष वायुको देख कोमल वाणीसे बोला तुम कौनहो क्या तुम्हारी शक्ति है सो हमसे कहो ॥ ३५ ॥ यक्षके वचन सुन गर्वसे मरुत् देवताने कहा मै वायु मातरिश्वा हूं ॥ ३६ ॥ मुझमें सबके चालन और ग्रहणका पराक्रम है मेरी चेष्टासे सब जगत् व्यापारवाला होताहै ॥ ३७ ॥ वायुकी वाणी सुनकर यक्षने कहा यह तुम्हारे आगे तृण रखता हूं इसको परिचालन करो ॥३८॥ नहीं तो छोड़ लज्जितहो इन्द्रके स्थानमें जाओ, सर्वशक्तियुक्त वायु यक्षके वचन सुन ॥ ३९ ॥ पूर्ण उद्योग करके भी उसे अपने स्थानसे चलायमान न करसका तब गर्व

त्वमेवगत्वाजानीहिकिमिदंयक्षमित्यपि ॥ नाऽन्यःकोऽपिसमर्थोऽस्तिज्ञातुंयक्षंपरंमहः ॥ ३३ ॥ सहस्राक्षवचःश्रुत्वागुणगौरवगुंफितम् ॥ सा भिमानोजगामाऽऽशुयत्रयक्षंविराजते ॥३४॥ यक्षंदृष्ट्वाततोवायुंप्रोवाचमृदुभाषया ॥ कोसित्वंत्वयिकाशक्तिर्वदसर्वममाग्रतः ॥ ३५ ॥ ततो यक्षवचःश्रुत्वागर्वेणमरुदब्रवीत् ॥ मातरिश्वाऽहमस्मीतिवायुरस्मीतिचाब्रवीत् ॥३६॥ वीर्यंतुमयिसर्वस्यचालनेग्रहणेऽस्तिहि ॥ मच्चेष्टया जगत्सर्वंसर्वव्यापारवद्भवेत् ॥३७॥ इतिश्रुत्वावायुवाणींनिजगादपरंमहः ॥ तृणमेतत्तवाऽग्रेयत्तच्चालययथेप्सितम् ॥ ३८ ॥ नोचेद्गर्वंविहा यैनंलज्जितोगच्छवासवम् ॥ श्रुत्वायक्षवचोवायुःसर्वशक्तिसमन्वितः ॥३९॥ उद्योगमकरोत्तच्चस्वस्थानान्नचचालह ॥ लज्जितोऽगाद्देवपार्श्वे हित्वागर्वंसचानिलः ॥४०॥ वृत्तांतमवदत्सर्वंगर्वनिर्वापकारणम् ॥ नैतज्ज्ञातुंसमर्थाःस्ममिथ्यागर्वाभिमानिनः ॥४१॥ अलौकिकंभातिय क्षंतेजःपरमदारुणम् ॥ ततःसर्वेसुरगणाःसहस्राक्षंसमूचिरे ॥४२॥ देवराडसियस्मात्त्वंयक्षंजानीहितत्त्वतः ॥ ततइंद्रोमहागर्वात्तंयक्षंसमुपाद्र वत्॥४३॥ प्राद्रवच्चपरंतेजोयक्षरूपंपरात्परम् ॥ अन्तर्धानंततःप्रापतद्यक्षंवासवाग्रतः ॥४४ ॥ अतीवलज्जितोजातोवासवोदेवराडपि ॥ यक्षसं भाषणाभावाल्लघुत्वंप्रापचेतसि ॥ ४५ ॥ अतःपरंनगंतव्यंमयातुसुरसंसदि ॥ किंमयातत्रवक्तव्यंस्वलघुत्वंसुरान्प्रति ॥ ४६ ॥ देहत्यागोवर स्तस्मान्मानोहिमहतांधनम् ॥ मानेनष्टेजीवितंतुमृतितुल्यंनसंशयः ॥ ४७ ॥

त्याग लज्जितहो इन्द्रके समीप गया॥ ४०॥और अपने गर्व दूरकरनेका सब कारण कहा कि,हममिथ्यागर्ववाले इसके जाननेको समर्थ नहीं हैं॥ ४१॥यक्षका परम अलौकिक तेज विदित होता है तब सबदेवता सहस्राक्षसे बोले॥ ४२॥आप देवराजहो तत्वसे इसको जानो तब इन्द्र महागर्वसे चले ॥ ४३ ॥ तब वह यक्षरूप परात्परका तेज इन्द्रके आगेसे अन्तर्धान होगया ॥ ४४॥ तब इन्द्र अतिशय लज्जितहुआ यक्षका संभाषणतकभी न हुआ इससे मनमें लघुता हुई ॥४५॥ और कहा अब मैं देवसभामें न जाऊंगा, देवताओंके सन्मुख मैं अपना लघुत्व कैसे कहूंगा ॥ ४६ ॥ इससे देहत्यागना उत्तम है कारण कि, मानही महान्पुरुषोंका धन है मानके

नष्ट होनेपर जीवन मृत्युकी तुल्य है इसमें सन्देह नहीं ॥ ४७ ॥ इसप्रकार इन्द्र वहां विचार गर्व त्यागकर जिसके यह चारित्र हैं उसीकी शरण हुआ ॥ ४८ ॥ उसी समय आकाशसे वाणी हुई हे सहस्राक्ष ! तुम मायाबीजका जप करनेसे सुखी होगे ॥ ४९ ॥ तब इन्द्र परात्पर मायाबीजका जप करनेलगा, लाख वर्षतक निराहारहो ध्यानमें नेत्र मूँदे रहा ॥ ५० ॥ फिर अकस्मात् चैत्रशुक्ल नवमी मध्याह्न समय उसी स्थलमें फिर वह तेज प्रगट हुआ ॥ ५१ ॥ एक नव यौवना कुमारी तेजोमण्डलके मध्यमें प्रकाशित जपाकुसुमकी समान कान्तिवाली प्रभातकालीन कोटि सूर्यके समान प्रकाशित ॥ ५२ ॥ बालचन्द्र मुकुटमें धारे वस्त्रान्तरितस्तन लक्षणसे लक्षित चारभुजाओंमें वर पाश अभय अंकुश लिये ॥ ५३ ॥ वह कोमल अंगवाली रमणीयमूर्ति शिवा भक्तोंको कल्पवृक्ष

इतिनिश्चित्यतत्रैवगर्वंहित्वासुरेश्वरः॥चरित्रमीदृशंयस्यतमेवशरणंगतः॥४८॥ तस्मिन्नेवक्षणेजाताव्योमवाणीनभस्तले ॥ मायाबीजंसहस्राक्ष जपतेनसुखीभव ॥४९॥ ततोजजापपरमंमायाबीजंपरात्परम्॥लक्षवर्षंनिराहारोध्यानमीलितलोचनः॥५०॥अकस्माच्चैत्रमासीयनवम्यांमध्य गेरवौ॥तदेवाऽऽविरभूत्तेजस्तस्मिन्नेवस्थलेपुनः॥५१॥तेजोमंडलमध्येतुकुमारींनवयौवनाम्॥भास्वज्जपाप्रसूनाभांबालकोटिरविप्रभाम्॥५२॥ बालशीतांशुमुकुटांवस्त्रांतर्व्यंजितस्तनीम् ॥ चतुर्भिर्वरहस्तैस्तुवरपाशांकुशाभयान् ॥५३॥ दधानांरमणीयांगीकोमलांगलतांशिवाम् ॥भक्त कल्पद्रुमामंबांनानाभूषणभूषिताम् ॥५४॥ त्रिनेत्रांमल्लिकामालाकबरीजूटशोभिताम् ॥ चतुर्दिक्षुचतुर्वेदंर्मूर्तिमद्भिरभिष्टुताम्॥५५॥ दंतच्छटा भिरभितःपद्मरागीकृतक्ष्माम् ॥प्रसन्नस्मेरवदनांकोटिकंदर्पसुन्दराम् ॥५६॥ रक्तांबरपरीधानांरक्तचंदनचर्चिताम् ॥ उमाभिधानां पुरतोदेवीहै मवतींशिवाम् ॥ ५७ ॥ निर्व्याजकरुणामूर्तिसर्वकारणकारणाम् ॥ ददर्शवासवस्तत्रप्रेमसद्गदितांतरः ॥ ५८ ॥ प्रेमाश्रुपूर्णनयनोरोमांचित तनुस्ततः ॥ दंडवत्प्रणनामाथपादयोर्जगदीशितुः॥५९॥ तुष्टावविविधैःस्तोत्रैर्भक्तिसन्नतकंधरः ॥ उवाचपरमप्रीतःकिमिदंयक्षमित्यपि ॥६०॥

अनेक भूषणोंसे भूषित ॥ ५४ ॥ तीन नेत्रवाली जूडेमें चमेलीकी माला गुंथीहुई चारोंओर मूर्तिवान् चारो वेदोंसे स्तुतिको प्राप्त ॥ ५५ ॥ सब ओर दांतोंकी कान्तिसे भूमिको पद्मराग मणिके समान करती हुई प्रसन्न हँसीका मुख, करोडो कामकी समान सुंदर ॥ ५६ ॥ लाल वस्त्रोंको धारे लालचन्दनसे चर्चित है. भगवती उमा नाम्नी देवी सन्मुख स्थित हुई ॥ ५७ ॥ विनाही कारण करुणाकी मूर्ति सब कारणोंकी कारण दिखाई दीं. देखतेही इन्द्र प्रेमसे गद्गद होगया ॥ ५८ ॥ प्रेमाश्रुसे नेत्र पूर्ण होकर रोमांचित शरीर होगया और श्रीभुवनेश्वरीके चरणोंमें दंडकी समान पतित हुआ ॥ ५९ ॥ और भक्तिसे प्रस न्नमुख होकर अनेक स्तुतिकी और नम्रहो पूँछा यह यक्ष कौन है ॥ ६० ॥

औरकहांसे प्रादुर्भाव हुआ सो सब कहिये.यह वचन सुन करुणामयी बोली॥६१॥वह सब कारणका कारण ब्रह्मरूप मेराही है जो मायाका अधिष्ठान सर्वसाक्षी निरामय है ॥ ६२ ॥ सब वेद जिसके पदका वर्णन करते, सब तप जिसके गुण कहते,जिसकी प्राप्तिके निमित्त ब्रह्मचर्य कियाजाता है संग्रहसे वह पद तुमसे कहती हूं ॥६३॥ जो एकाक्षर ॐ है वही ह्रीं है, हे सुरोत्तम ! मुख्यतासे मेरे मंत्रके दो बीज हैं॥ ६४॥ यह दोनोंभागसेही मैं सबजगत् प्रगट करतीहूं उसीका एकभाग सच्चिदानंद नामकहै॥६५॥प्रकृतिसंज्ञक माया दूसरा भाग है वह माया पराशक्ति और वह ईश्वरी शक्ति मैं हूं॥६६॥चन्द्रमासे चाँदनीकी समान यह सब मुझसे अभिन्न हैं.हे सुरोत्तम ! यह मेरी माया साम्यावस्थावाली है ॥६७॥ प्रलयमें सब जगत् मुझसे अभिन्न रहता है फिरभी प्राणियोंके कर्मके परिपाक वशसे

प्रादुर्भूतंचकस्मात्तद्वदसर्वंसुशोभने ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाप्रोवाचकरुणार्णवा ॥६१॥रूपंमदीयंब्रह्मैतत्सर्वकारणकारणम् ॥ मायाधिष्ठानभूतंतु सर्वसाक्षिनिरामयम्॥६२॥सर्वेवेदायत्पदमामनंतितपांसिसर्वाणिचयद्वदंति॥यदिच्छंतोब्रह्मचर्यंचरंतितत्तेपदंसंग्रहेणब्रवीमि ॥६३॥ओमित्येकाक्षरंब्रह्मतदेवाहुश्चह्रींमयम् ॥ द्वेबीजेममंमंत्रौस्तोमुख्यत्वेनसुरोत्तम ॥६४॥भागद्वयवतीयस्मात्सृजामिसकलंजगत् ॥ तत्रैकभागःसंप्रोक्तःसच्चिदानंदनामकः॥६५॥मायाप्रकृतिसंज्ञस्तुद्वितीयोभागईरितः॥साचमायापराशक्तिःशक्तिमत्यहमीश्वरी ॥६६॥चंद्रस्यचंद्रिकेवेयंममाभिन्नत्वमागता ॥ साम्यावस्थात्मिकाचैषामायाममसुरोत्तम॥६७॥प्रलयेसर्वजगतोमदभिन्नैवतिष्ठति ॥ प्राणिकर्मपरीपाकवशतःपुनरेवहि ॥६८॥रूपंतदेवमव्यक्तंव्यक्तीभावमुपैतिच॥अंतर्मुखातुयाऽवस्थासामायेत्यभिधीयते॥६९॥बहिर्मुखातुयामायातमःशब्देनसोच्यते॥ बहिर्मुखात्तमोरूपाज्जायतेसत्त्वसंभवः॥७०॥ रजोगुणस्तदैवस्यात्सर्गादौसुरसत्तम ॥ गुणत्रयात्मकाःप्रोक्ताब्रह्मविष्णुमहेश्वराः॥७१॥ रजोगुणाधिकोब्रह्माविष्णुःसत्त्वाधिकोभवेत् ॥ तमोगुणाधिकोरुद्रःसर्वकारणरूपधृक् ॥ ७२ ॥ स्थूलदेहोभवेद्ब्रह्मालिंगदेहोहरिःस्मृतः ॥ रुद्रस्तुकारणोदेहस्तुरीयात्वहमेवहि ॥ ७३ ॥ साम्यावस्थातुयाप्रोक्तासर्वांतर्यामिरूपिणी ॥ अतऊर्ध्वंपरंब्रह्ममद्रूपंरूपवर्जितम् ॥ ७४ ॥

॥६८ ॥ वह अव्यक्तरूप प्रगट होते हैं और जो अन्तर्मुखा अवस्था है उसेही माया कहते है ॥ ६९ ॥ और बहिर्मुख माया तम शब्दसे व्यवहार की जातीहै बहिर्मुख तमोरूपसे सत्वगुणका संभव है ॥७०॥ हे राजन् ! उससे रजोगुण होता है, उससे ब्रह्मा विष्णु महेश्वर त्रिगुणात्मक देवता होते हैं ॥ ७१ ॥ रजोगुण अधिक होनेसे ब्रह्मा,सत्वगुणकी अधिकतासे विष्णु तमोगुणकी अधिकताहीसे सर्व कारणरूप रुद्र है॥७२॥स्थूल देहका अर्थ ब्रह्मा, लिंग देह हरि,कारणदेह रुद्र और तुरीयारूप मैं हूँ ॥ ७३ ॥ जो तीनों गुणोंकी साम्यावस्था अन्तर्मुख है वही माया तुरीयारूप उपाधिवाली है वही अन्तर्यामीरूपिणी है उससे आगे

परब्रह्म मेरा रूप रूपवर्जित है ॥ ७४ ॥ निर्गुण सगुण यह मेरे दो रूप है मायाहीन निर्गुण और मायायुक्त सगुण है ॥ ७५ ॥ सो मै सब जगत् सृजन कर उसके अन्तरमे प्रवेश कर कर्मानुसार निरन्तर जीवकी प्रेरणा करती हूं ॥ ७६ ॥ सृष्टि स्थिति और तिरोधानमें मैंही प्रेरणा करतीहूँ ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र इन कारणात्माओंको मैंही प्रगट करती हूं ॥ ७७ ॥ मेरे भयसे वायु चलता सूर्य उदय होता. इसी प्रकार इन्द्र, अग्नि, अपना अपना कार्य करते है. मै सर्वोत्तमा हूं ॥ ७८ ॥ मेरीही कृपासे तुम सर्वथा जय पातेहो काष्ठकी पुतली समान मै तुम सबको नचातीहूं ॥ ७९ ॥ कभी देवता और कभी दैत्योंकी विजय होती, सर्व स्वतंत्र और स्वेच्छासे कर्मानुसारही अपना कर्म करते है ॥ ८० ॥ सो मुझ सर्वात्मिकाको तुम अपने गर्वसे भूलकर अहंकारयुक्त हो दुरन्त मोहसे व्याप्त हुए ॥ ८१ ॥ अनुग्रह

निर्गुणंसगुणंचेतिद्विधामद्रूपमुच्यते ॥ निर्गुणंमाययाहीनंसगुणंमाययायुतम् ॥७५॥साऽहंसर्वंजगत्सृष्ट्वातदंतःसंप्रविश्यच ॥ प्रेरयाम्यनिशंजीवंयथाकर्मयथाश्रुतम् ॥७६॥ सृष्टिस्थितितिरोधानेप्रेरयाम्यहमेवहि ॥ ब्रह्माणंचतथाविष्णुंरुद्रंवैकारणात्मकम् ॥७७॥ मद्भयाद्वातिपवनोभीत्यासूर्यश्चगच्छति ॥ इंद्राग्निमृत्यवस्तद्वत्साऽहंसर्वोत्तमास्मृता ॥७८॥ मत्प्रसादाद्भवद्भिस्तुजयोलब्धोऽस्तिसर्वथा ॥ युष्मानहंनर्तयामिकाष्ठपुत्तलिकोपमान् ॥७९॥ कदाचिद्देवविजयंदैत्यानांविजयंकचित् ॥ स्वतंत्रास्वेच्छयासर्वंकुर्वेकर्मानुरोधतः ॥८०॥ तांमांसर्वात्मिकांयूयंविस्मृत्यनिजगर्वतः ॥ अहंकारावृतात्मानोमोहमाप्तादुरंतकम् ॥८१॥अनुग्रहंततःकर्तुंयुष्मदेहादनुत्तमम्॥निःसृतंसहसातेजोमदीयंयक्षमित्यपि॥ ॥८२॥ अतःपरंसर्वभावैर्हित्वागर्वंतुदेहजम्॥मामेवशरणंयातसच्चिदानंदरूपिणीम्॥८३॥व्यासउवाच॥ इत्युक्त्वाचमहादेवीमूलप्रकृतिरीश्वरी॥ अन्तर्धानंगतासद्योभक्त्यादेवैरभिष्टुता ॥८४॥ ततःसर्वेस्वगर्वंतुविहायपदपंकजम् ॥ सम्यगाराधयामासुर्भगवत्याःपरात्परम् ॥ ८५॥ त्रिसंध्यंसर्वदासर्वेगायत्रीजपतत्पराः ॥ यज्ञभागादिभिःसर्वेदेवींनित्यंसिषेविरे ॥ ८६ ॥ एवंसत्ययुगेसर्वेगायत्रीजपतत्पराः ॥ तारहृल्लेखयोश्चापिजपेनिष्णातमानसाः ॥८७॥ नविष्णूपासनानित्यावेदेनोक्तातुकुत्रचित्॥नविष्णुदीक्षानित्याऽस्तिशिवस्यापितथैवच ॥८८॥गायत्र्युपासनानित्यासर्ववेदैःसमीरिता ॥ ययाविनात्वधःपातोब्राह्मणस्यास्तिसर्वथा ॥ ८९ ॥

करनेके निमित्त तुम्हारे सबके देहसे मेरा यक्षरूप तेज निर्गत होगया था ॥८२॥ अब सब भावसे अपने देहका गर्वत्यागकर सच्चिदानंदरूपिणी मेरी शरण हो॥८३॥ व्यासजी बोले महाप्रकृति ईश्वरी मूलरूप भगवती यह कह भक्तिपूर्वक देवताओंसे स्तुतिको प्राप्त हो अन्तर्धान हुई ॥ ८४ ॥ तब सब देवता गर्व त्याग भगवतीके परात्पर चरणकमलोंका ध्यान करने लगे ॥८५॥ तीनों कालमे सब गायत्रीजपमें तत्पर हुए और यज्ञभागादिसे सब नित्यदेवीकी सेवा करने लगे ॥ ८६ ॥ इसप्रकार सतयुगमें सब गायत्रीजपमें तत्पर थे प्रणव और हृल्लेखा मंत्रोंके जपमेंही मनलगाये थे ॥ ८७ ॥ वेदमें जैसे "अहरहस्संध्यामुपासीत" यह संध्या करनेमें गायत्रीजपके नित्य विधिवाक्य है ऐसे विष्णु उपासना, विष्णुदीक्षा, वा शिव उपासनाके नित्य विधिवाक्य नहीं देखे जाते ॥ ८८ ॥ सर्व वेद सिद्धान्त

गायत्री उपासनाही नित्य है, जिसके विना सर्वथा ब्राह्मणका अधःपतन होजाता है ॥८९॥ ब्राह्मण गायत्रीसेही कृतकृत्य है इसको और अपेक्षा नहीं है गायत्री में निष्णात होकरभी ब्राह्मण मुक्तिका अधिकारी होता है ॥ ९० ॥ चाहे वह और कार्यकरै वा न करै यह स्वयं मनुने कहा है [ कुर्यादन्यन्नवाकुर्यान्मैत्रो ब्राह्मण उच्यते मनु० ] जो ब्राह्मण अपनी परम इष्टगायत्रीका तो किंचित् जप नहीं करता केवल विष्णुकी उपासना ॥ ९१ ॥ वा शिवोपासनामेंही रत है वह मोक्षको नहीं प्राप्त होता आवागमनरूप दुःखमेंही जाता है, हे राजन् ! इससे आदियुगमें सब गायत्री जपमें तत्पर थे और इसीसे सब देवता गायत्री देवीके चरण कमलमें प्रीति करते थे ॥ ९२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायामऽष्टमोध्यायः ॥ ८ ॥ ॥ छ ॥ ॥ छ ॥

तावताकृतकृत्यत्वंनान्यापेक्षाद्विजस्यहि ॥ गायत्रीमात्रनिष्णातोद्विजोमोक्षमवाप्नुयात् ॥ ९० ॥ कुर्यादन्यन्नवाकुर्यादितिप्राहमनुःस्वयम् ॥ विहायतांतुगायत्रींविष्णूपास्तिपरायणाः ॥९१॥ शिवोपास्तिरतोविप्रोनरकंयातिसर्वथा ॥ तस्मादाद्ययुगेराजन्गायत्रीजपतत्पराः ॥ देवी पदांबुजरताआसन्सर्वेद्विजोत्तमाः॥९२॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेद्वादशस्कंधेऽष्टमोऽध्यायः ॥८॥ व्यासउवाच ॥ कदाचिदथकालेतुद शपंचसमाविभो ॥ प्राणिनांकर्मवशतोनववर्षशतक्रतुः॥१॥ अनावृष्ट्याऽतिदुर्भिक्षमभवत्क्षयकारकम् ॥गृहेगृहेशवानांतुसंख्याकर्तुंनशक्यते॥ ॥२॥ केचिदश्वान्वराहान्वाभक्षयंतिक्षुधार्दिताः ॥ शवानिचमनुष्याणांभक्षयंत्यपरेजनाः ॥ ३॥ बालकंबालजननीस्त्रियंपुरुषएवच ॥ भक्षि तुंचलिताःसर्वेक्षुधयापीडितानराः ॥४॥ ब्राह्मणाबहवस्तत्रविचारंचक्रुरुत्तमम् ॥ तपोधनोगौतमोऽस्तिसनःखेदंहरिष्यति ॥५॥सर्वैर्मिलित्वा गंतव्यंगौतमस्याश्रमेऽधुना ॥ गायत्रीजपसंसक्तगौतमस्याश्रमेऽधुना ॥६॥ सुभिक्षंश्रूयतेतत्रप्राणिनोबहवोगताः ॥ एवंविमृश्यभूदेवाःसाग्नि होत्राःकुटुम्बिनः ॥७॥ सगोधनाःसदासाश्चगौतमस्याऽऽश्रमंययुः ॥ पूर्वदेशाद्ययुःकेचित्केचिद्दक्षिणदेशतः ॥ ८॥ पाश्चात्याऔत्तराहाश्चना नादिग्भ्यःसमाययुः ॥ दृष्ट्वासमाजंविप्राणांप्रणनामसगौतमः ॥ ९ ॥

व्यासजी बोले हे विभो! एक समय प्राणियोंके कर्मवशसे पन्द्रह वर्षतक मेघ नहीं वर्षा था॥१॥अनावृष्टिके कारण क्षयकारक घोर दुर्भिक्ष हुआ घर घरमें शवोंकी संख्या न रही ॥२॥ कोइ क्षुधासे व्याकुल हो अश्व वराह तथा कोई निकृष्ट मृतक मनुष्योंके शरीर भक्षण करने लगे॥ ३॥बालकको माता, स्त्रीको पुरुष यह सबही क्षुधासे व्याकुल हो खानेकी ही इच्छा करने लगे॥४॥उस समय बहुतसे ब्राह्मण यह विचार करने लगे कि, तपस्वी गौतमजी हमारे खेदको दूर करैंगे॥ ॥५॥सब मिलकर हम गौतमके आश्रममें चलैं वह गौतम गायत्रीजपमें लगे हुए हैं ॥ ६ ॥वहां सुभिक्ष सुना जाता है और बहुतसे प्राणी वहां गयेभी हैं, ऐसा विचार कर भूदेव अग्निहोत्री कुटुम्बी ॥७॥ गौ और दासोंको साथले गौतमके आश्रममें गये कोई पूर्व कोई दक्षिण देशसे आये॥८॥ कोई पश्चिम कोई उत्तर

इसप्रकार अनेक दिशाओंसे आये ब्राह्मणोंके समाजको आया देख गौतमने प्रणाम किया॥ ९ ॥आसनादि उपचारोंसे सबको पूजन किया और कुशलप्रश्न तथा आग
मन कारण पूँछा॥ १० ॥उन सबनेभी अपना अपना वृत्तान्त कहा उन ब्राह्मणोंको दुःखी देख मुनिने अभय दिया॥ ११ ॥कि, यह आपहीका स्थान है मैं तुम्हारा
सर्वथा दासहूं हे ब्राह्मणो! मुझ सेवकके होते आपको क्या चिन्ता है ॥ १२॥ मैं इस समय धन्यहूं जो तुम सब तपोधनोंका दर्शन पाया जिनके दर्शनसे दुष्कृतभी सुकृत हो
जातेहैं॥ १३ ॥ वे सब चरणरजसे मेरे घरको पवित्र करेंगे जब तुम्हारा अनुग्रह हुआ तो मुझसे अधिक और कौन धन्य है॥ १४ ॥आप सबको संध्याजपमें परायण हो
सुखपूर्वक निवास करना चाहिये । व्यासजी बोले मुनिराज गौतम इसप्रकार सबको सावधान करके॥ १५॥भक्तिसे नम्रकंधर हो गायत्रीकी प्रार्थना करने लगे. हे देवि

आसनाद्युपचारैश्चपूजयामासवाडवान् ॥ चकारकुशलप्रश्नंततश्चागमकारणम् ॥१० ॥ तेसर्वेस्वस्ववृत्तांतंकथयामासुरुत्स्मयाः ॥ दृष्ट्वातान्दुः
खितान्विप्रानभयंदत्तवान्मुनिः ॥११॥ युष्माकमेतत्सदनंभवद्दासोऽस्मिसर्वथा ॥ काचिंताभवतांविप्रामयिदासेविराजति ॥ १२॥ धन्योऽ
हमस्मिन्समयेयूयंसर्वेतपोधनाः ॥ येषांदर्शनमात्रेणदुष्कृतंसुकृतायते॥ १३॥तेसर्वेपादरजसापावयंतिगृहंमम॥ कोमदन्योभवेद्धन्योभवतांसम
नुग्रहात् ॥१४॥ स्थेयंसर्वैःसुखेनैवसंध्याजपपरायणैः ॥ व्यासउवाच॥इतिसर्वान्समाश्वास्यगौतमोमुनिराट्ततः॥१५॥ गायत्रींप्रार्थयामास
भक्तिसन्नतकंधरः ॥ नमोदेविमहाविद्येवेदमातःपरात्परे ॥ १६ ॥ व्याहृत्यादिमहामंत्ररूपेप्रणवरूपिणि ॥ साम्यावस्थात्मिकेमातर्नमोह्रींका
ररूपिणि ॥ १७ ॥ स्वाहास्वधास्वरूपेत्वांनमामिसकलार्थदाम् ॥ भक्तकल्पलतांदेवीमवस्थात्रयसाक्षिणीम् ॥१८॥ तुर्यातीतस्वरूपांचसच्चि
दानंदरूपिणीम् ॥ सर्ववेदांतसंवेद्यांसूर्यमंडलवासिनीम् ॥१९॥ प्रातर्बालांरक्तवर्णांमध्याह्नेयुवतींपराम् ॥ सायाह्नेकृष्णवर्णांतांवृद्धांनित्यंनमा
म्यहम् ॥२०॥ सर्वभूतारणेदेविक्षमस्वपरमेश्वरि ॥ इतिस्तुताजगन्माताप्रत्यक्षंदर्शनंददौ ॥ २१ ॥

महाविद्ये, वेद माता परात्परे तुमको प्रणाम है॥ १६ ॥व्याहृति आदि महामंत्रके रूपवाली प्रणवरूपिणी साम्यावस्थामें स्थित,माता,ह्रींकाररूपिणीको प्रणामहै॥ १७॥
स्वाहा स्वधास्वरूप अर्थकी देनेवाली तुमको प्रणाम है.हे देवि!तुम भक्तोंको कल्पवृक्ष और तीनों अवस्थाकी साक्षी हो॥ १८॥ तुरीयातीतस्वरूप सच्चिदानंदरूपिणी
सब वेदान्तसे जानने योग्य सूर्यमंडलमें निवास करनेवाली॥ १९॥प्रभातमें रक्तवर्ण बालस्वरूप मध्याह्नमें युवती संध्यामें कृष्णवर्ण वृद्धारूपको नित्य प्रणाम करता
हूं ॥ २० ॥ सब प्राणियोंकी तारनेवाली परमेश्वरी देवी मेरे अपराध क्षमाकरना इसप्रकार स्तुतिको प्राप्त हो जगन्माताने प्रत्यक्ष दर्शन दिया ॥ २१ ॥

और गौतमजीको एक पूर्णपात्र दिया जिसमें सब संतुष्ट होजाँय और मुनिसे देवीने कहा तुम जिस जिस वस्तुकी इच्छा करोगे॥ २२ ॥उस उसकी पूर्ति इस मेरे पात्र द्वारा होगी ऐसा कह परमकला गायत्री देवी अन्तर्धान हुई॥ २३ ॥उस पात्रसे पर्वतके समान अन्नोंके ढेर निर्गत होने लगे. हे राजन्!अनेक प्रकारके षड्रस और विविध तृण प्रगट हुए॥ २४ ॥दिव्य भूषण, क्षौम वस्त्र, यज्ञोंके समारंभ अनेक पात्र प्रगटे॥ २५ ॥हे राजन् ! जो कुछ भी उन मुनिराजको इष्ट होता, वह सबही उन गायत्री के पूर्णपात्रसे निर्गत होता ॥ २६ ॥ तब मुनिराज गौतम सब मुनियोंको बुलाकर धनधान्य भूषणादि प्रसन्नतासे देते हुए ॥ २७ ॥ बहुत क्या उस पूर्णपात्रसे गो महिषी आदि पशुभी निर्गत हुए यज्ञके संभार स्रुव प्रभृति निर्गत हुए ॥ २८ ॥ तब वे सब मिलकर मुनिके कथनानुसार यज्ञ करने लगे. वह स्थान देवयज्ञके कारण

पूर्णपात्रंददौतस्मैयेनस्यात्सर्वपोषणम्॥उवाचमुनिमंवासायंयंकामंत्वमिच्छसि ॥२२॥ तस्यपूर्तिकरंपात्रंमयादत्तंभविष्यति॥ इत्युक्त्वाऽन्तर्दधे देवीगायत्रीपरमाकला॥२३॥अन्नानांराशयस्तस्मान्निर्गताःपर्वतोपमाः ॥ षड्रसाविविधाराजंस्तृणानिविविधानिच॥२४॥ भूषणानिचदिव्यानिक्षौमानिवसनानिच ॥ यज्ञानांचसमारंभाःपात्राणिविविधानिच ॥ २५ ॥ यद्यदिष्टमभूद्राजन्मुनेस्तस्यमहात्मनः ॥ तत्सर्वंनिर्गतंतस्माद्गायत्रीपूर्णपात्रतः ॥ २६॥ अथाऽऽहूयमुनीन्सर्वान्मुनिराड्गौतमस्तदा ॥ धनंधान्यंभूषणानिवसनानिददौमुदा ॥ २७ ॥ गोमहिष्यादिपशवोनिर्गताःपूर्णपात्रतः ॥ निर्गतान्यज्ञसंभारान्स्रुक्स्रुवप्रभृतीन्ददौ ॥ २८ ॥ ततस्तेमिलितायज्ञांश्चक्रिरेमुनिवाक्यतः ॥ स्थानंतदभवद्भूयिष्ठमभवत्स्वर्गसन्निभम् ॥ २९ ॥ यत्किंचित्त्रिषुलोकेषुसुंदरंवस्तुदृश्यते ॥ तत्सर्वंतत्रनिष्पन्नंगायत्रीदत्तपात्रतः ॥ ३० ॥ देवांगनासमादाराः शोभंतेभूषणादिभिः ॥ मुनयोदेवसदृशा वस्त्रचंदनभूषणैः॥३१॥ नित्योत्सवःप्रववृतेमुनेराश्रममंडले॥नरोगादिभयंकिंचिन्नचदैत्यभयंक्वचित् ॥३२॥ सभुनेराश्रमोजातःसमंताच्छतयोजनः॥अन्येचप्राणिनोयेऽपितेऽपितत्रसमागताः ॥३३॥ तांश्चसर्वान्पुपोषाऽयंदत्त्वाऽभयमथात्मवान् ॥ नानाविधैर्महायज्ञैर्विविधैःकल्पितैःसुराः ॥ ३४ ॥

स्वर्गकी समान होगया ॥ २९ ॥ त्रिलोकीमें जो कुछ सुन्दर वस्तु दीखती है उस गायत्रीके दिये पात्रसे वह सबही निष्पन्न हुई ॥३०॥स्त्रीजन भूषण धारण कर देवताओंकी स्त्रियोंकी समान शोभित हुई. मुनिजन वस्त्र चंदन भूषण धारण करनेसे देवताओंके समान शोभित हुये ॥ ३१ ॥ इसप्रकार मुनिजनोंके आश्रममण्डलमें नित्य उत्सव प्रवृत्त हुआ रोग दैत्यादि किसीका कुछ भय न रहा ॥३२॥ वह मुनिका आश्रम सौ योजनतक विस्तरा दूसरे प्राणी भी सब उस स्थानमें आगये ॥ ३३ ॥ यह विचारवान् उन सबको अभय देकर पालन करने लगे अनेकप्रकारके महायज्ञोंकी कल्पनासे देवता ॥ ३४ ॥

परमसंतोषको प्राप्त हो मुनिका यश कथन करने लगे उस समय अपनी सभामें स्वयं इन्द्रने यह श्लोक कहा था॥ ३५॥अहो इस समय यह गौतम हमको कल्पवृक्ष स्वरूप होरहा है प्रतिष्ठित हो हमारे मनोरथ पूर्ण करता है नहीं तो इस दुर्लभ समयमें हवि वपा कहां प्राप्त होसकती है?जब कि,जीवनकी आशा भी दुर्लभ होरहीहै ॥ ३६ ॥ इसप्रकार गौतमजीने बारह वर्ष गर्वरहित हो पुत्रके समान सबका पालन किया ॥ ३७ ॥ वहां मुनिश्रेष्ठने गायत्रीका परम स्थान बनाया जहां सब मुनिश्रेष्ठ जगदम्बाका पूजन करतेथे ॥ ३८ ॥ तीनों काल परमभक्तिसे पुरश्चरणादि करते थे अब भी वहां देवी प्रभातकालमें बाल स्वरूप॥ ३९॥मध्याह्नमें युवती और सायंकालमें वृद्धास्वरूप दिखाई देती है एक समय वहां नारदजीका आगमन हुआ॥ ४०॥जो अपनी महती नामक वीणाको

संतोषंपरमंप्रापुर्मुनेश्चैवजगुर्यशः ॥ सभायांवृत्रहाभूयोजगौश्लोकंमहायशाः॥३५॥अहोअयंनःकिलकल्पपादपोमनोरथान्पूरयतिप्रतिष्ठितः ॥ नोचेदकाण्डेक्वहविर्वपावासुदुर्लभायत्रतुजीवनाशा ॥ ३६ ॥ इत्थंद्वादशवर्षाणिपुपोषमुनिपुंगवान् ॥ पुत्रवन्मुनिराड्गर्वगंधेनपरिवर्जितः ॥ ॥ ३७॥ गायत्र्याःपरमंस्थानंचकारमुनिसत्तमः ॥ यत्रसर्वैर्मुनिवरैःपूज्यतेजगदंबिका ॥ ३८ ॥ त्रिकालंपरयाभक्त्यापुरश्चरणकर्मभिः ॥ अद्यापितत्रदेवीसाप्रातर्बालातुदृश्यते ॥ ३९ ॥ मध्याह्नेयुवतीवृद्धासायंकालेतुदृश्यते ॥ तत्रैकदासमायातोनारदोमुनिसत्तमः ॥ ४० ॥ रण यन्महतींगायन्गायत्र्याःपरमान्गुणान् ॥ निषसादसभामध्येमुनीनांभावितात्मनाम् ॥ ४१ ॥ गौतमादिभिरत्युच्चैःपूजितःशांतमानसः ॥ कथाश्चकारविविधायशसोगौतमस्यच ॥ ४२ ॥ ब्रह्मर्षेदेवसदसिदेवराड्तवयद्यशः ॥ जगौबहुविधंस्वच्छंमुनिपोषणजंपरम् ॥ ४३ ॥ श्रुत्वा शचीपतेर्वाणींत्वांद्रष्टुमहमागतः ॥ धन्योऽसित्वंमुनिश्रेष्ठजगदंबाप्रसादतः ॥ ४४ ॥ इत्युक्त्वामुनिवर्यंतंगायत्रीसदनंययौ ॥ ददर्शजगदं बांतां प्रेमोत्फुल्लविलोचनः ॥ ४५ ॥ तुष्टावविधिवद्देवींजगामत्रिदिवंपुनः ॥ अथतत्रस्थितायेतेब्राह्मणामुनिपोषिताः ॥ ४६ ॥

बजाते उसमें गायत्रीके परम गुण गाते थे उस समय वह उन ज्ञानी मुनियोंकी सभामें स्थित हुए ॥ ४१ ॥ और गौतमादिनेभी उच्च पूजा की शांत मन नारदजीने अनेक प्रकार गौतमका यश कहा॥ ४२॥हे ब्रह्मर्षि ! राजा इन्द्रने भी अपनी सभामें यह तुम्हारा ऋषिपोषणरूप निर्मल यश बहुत प्रकारसे वर्णन किया है॥ ४३॥ इन्द्रकी वह वाणीसुन मैं तुमको देखनेको आया हूं. हे मुनि! तुम गायत्रीके प्रसादसे धन्य हो॥ ४४॥मुनिश्रेष्ठसे यह वचन कह नारदजी गायत्रीके स्थानमे गये और प्रेमसे उत्फुल्ल लोचन हो जगदम्बाका दर्शन किया ॥४५॥ और विधिपूर्वक देवीकी स्तुति कर स्वर्गको गये उस स्थानमें जो ब्राह्मण मुनिसे पोषण हुए स्थित थे॥ ४६॥

वह मुनिका उत्कर्ष सुनकर असूयासे बड़े खेदको प्राप्त हुए और विचारा कि, अब वह करना चाहिये जिससे इनका यश न हो ॥४७॥ समयपर कार्यसाधन करैंगे यह सबने निश्चय किया फिर कुछ समयमें भूमिपर वर्षा हुई ॥४८॥ हे राजन्! सब देशोंमें सुभिक्ष हुआ सुभिक्षकी बात सुन सब ब्रह्मचारी मिलकर ॥ ४९ ॥ गौतमके शाप देनेका उद्योग करने लगे. हे राजन्! यह बडे खेदकी बात है उनके माता पिताको धन्य है जिनकी ऐसी उत्पत्ति है ॥५०॥ हे राजन्! कालकी महिमा कौन कह सकता है उन मुनियोंने एक बडी वृद्धा मरणको प्राप्त गौ मायासे निर्माण की ॥५१॥ वह मुनिके होम समय शालामें गई ज्योंही हूं हूं शब्दसे ऋषिने उसको निवारण किया कि उसी समय उसने प्राण त्याग दिया॥५२॥ तब ब्राह्मण कोसने लगे अहो इस दुष्टने गौ मारडाली तब मुनिराज होम समाप्त करके

उत्कर्षंतुमुनेःश्रुत्वाऽसूययाखेदमागताः॥यथाऽस्यनयशोभूयात्कर्तव्यंसर्वथैवहि ॥४७॥ कालेसमागतेपश्चादितिसर्वैस्तुनिश्चितम्॥ततःकाले नकियताप्यभूद्वृष्टिर्धरानले ॥४८॥ सुभिक्षमभवत्सर्वदेशेषुनृपसत्तम ॥ श्रुत्वावार्तांसुभिक्षस्यमिलिताःसर्ववाडवाः ॥४९॥ गौतमंशप्तुमुद्योगं हाहाराजन्प्रचक्रिरे ॥ धन्यौतेषांचपितरौययोरुत्पत्तिरीदृशी ॥ ५० ॥ कालस्यमहिमाराजन्वक्तुंकेनहिशक्यते॥ गौर्निर्मितामाययैकामुमू र्षुर्जरतीनृप ॥५१॥ जगामसाचशालायांहोमकालेमुनेस्तदा ॥ हुंहुंशब्दैर्वारितासाप्राणांस्तत्याजतत्क्षणे ॥ ५२ ॥ गौर्हताऽनेनदुष्टेनेत्यवंते चुक्रुशुर्द्विजाः ॥ होमंसमाप्यमुनिराड्विस्मयंपरमंगतः ॥ ५३ ॥ समाधिमीलिताक्षःसंश्चितयामासकारणम् ॥ कृतंसर्वद्विजैरेतदितिज्ञात्वात देवसः ॥ ५४ ॥ दधारकोपंपरमंप्रलयेरुद्रकोपवत् ॥ शशापचऋषीन्सर्वान्कोपसंरक्तलोचनः ॥ ५५ ॥ वेदमातरिगायत्र्यांतद्ध्यानेतन्मनो जपे ॥ भवताऽनुन्मुखायूयंसर्वथाब्राह्मणाधमाः ॥ ५६ ॥वेदेवेदोक्तयज्ञेषुतद्वार्तासुतथैवच ॥ भवतानुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ५७ ॥ शिवेशिवस्यमंत्रेचशिवशास्त्रेतथैवच ॥ भवतानुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः॥५८॥मूलप्रकृत्याःश्रीदेव्यांतद्ध्यानेतत्कथासुच ॥ भवतानुन्मु खायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ५९ ॥ देवीमंत्रेतथादेव्याःस्थानेऽनुष्ठानकर्मणि ॥ भवतानुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६० ॥ देव्युत्सव दिदृक्षायांदेवीनामानुकीर्तने ॥ भवतानुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६१ ॥

परम विस्मयको प्राप्त हुए ॥५३॥ और समाधिमें हो नेत्रमूंद इसका कारण देखने लगे, तब यह सब इन ब्राह्मणोंका कर्तव्य है यह जाना ॥ ५४ ॥ तब तो प्रलयमे रुद्रकोपकी समान अपने कोपको धारण कर लाल नेत्रकर सब ऋषियोंको शाप दिया ॥ ५५ ॥ हे ब्राह्मणो! जो वेदमाता गायत्री सर्वस्वरूप है तुम उसके ध्यान और जपसे उन्मुख होगे गायत्री त्यागी होनेसेही ब्राह्मणोंमें अधम होंगे ॥ ५६ ॥ हे ब्राह्मणाधमो! वेद यज्ञ और उसकी वार्तासे तुम सदाही विमुख होंगे ॥५७॥ हे ब्राह्मणाधमो! शिव शिवमंत्र और शिव शास्त्रसे तुम सदा विमुख होगे ॥५८॥ मूलप्रकृति श्रीदेवी उसका ध्यान और कथा इससे विमुख होकर तुम ब्राह्मणाधम होगे॥५९॥देवीके मंत्र स्थान और अनुष्ठानसे विमुख होकर ब्राह्मणाधम होगे॥६०॥ हे अधमो! देवीके उत्सव देखने

देवीके नामकीर्तनसे तुम सदा विमुख होंगे ॥६१॥ हे ब्राह्मणाधमो ! देवीभक्तकी निकटता उसका अर्चन इसमें तुम सदा विमुख होंगे॥६२॥शिवका उत्सव देख
नेकी इच्छा,शिवभक्तका पूजन इनसे तुम सदा विमुख होकर ब्राह्मणाधम होंगे॥६३॥ हे निकृष्टो ! रुद्राक्ष बिल्वपत्र भस्म इससे तुम सदा विमुख होंगे ॥ ६४ ॥
और श्रुति स्मृतिके सदाचार ज्ञानमार्ग इससे तुम सदा विमुख ब्राह्मणाधम होंगे॥६५॥अद्वैतज्ञानकी निष्ठा शांतिदांतिकी निष्ठाके साधनमें तुम सदा विमुख अधम होंगे
॥६६॥हे ब्राह्मणो ! नित्यकर्मके अनुष्ठान,अग्निहोत्रके साधनमें तुम विमुख होंगे ॥६७॥ हे ब्राह्मणाधमो ! वेदपाठ स्वाध्याय प्रवचनमें तुम सदा विमुख होंगे ॥
देवीभक्तस्यसान्निध्येदेवीभक्तार्चनेतथा ॥ भवतानुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६२ ॥ शिवोत्सवदिदृक्षायांशिवभक्तस्यपूजने ॥ भवताऽ
नुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६३ ॥ रुद्राक्षेबिल्वपत्रेचतथाशुद्धेचभस्मनि ॥ भवताऽनुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः॥ ६४ ॥ श्रौत
स्मार्तसदाचारेज्ञानमार्गेतथैवच ॥ भवताऽनुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६५ ॥ अद्वैतज्ञाननिष्ठायांशांतिदांत्यादिसाधने ॥ भवताऽनु
न्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६६ ॥ नित्यकर्माद्यनुष्ठानेप्यग्निहोत्रादिसाधने ॥ भवताऽनुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६७ ॥ स्वा
ध्यायाध्ययनेश्चैवतथाप्रवचनेऽपिच ॥ भवताऽनुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६८ ॥ गोदानादिषुदानेषुपितृश्राद्धेषुचैवहि ॥ भवताऽनुन्मु
खायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६९ ॥ कृच्छ्रचांद्रायणेचैवप्रायश्चित्तेतथैवच ॥ भवताऽनुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ७० ॥ श्रीदेवीभि
न्नदेवेषुश्रद्धाभक्तिसमन्विताः ॥ शंखचक्राद्यंकिताश्चभवतब्राह्मणाधमाः ॥७१ ॥ कापालिकमतासक्ताबौद्धशास्त्ररताःसदा॥ पाखंडाचारनिरता
भवतब्राह्मणाधमाः ॥ ७२ ॥ पितृमातृसुताभ्रातृकन्याविक्रयिणस्तथा ॥ भार्याविक्रयिणस्तद्वद्भवतब्राह्मणाधमाः ॥ ७३ ॥ वेदविक्रयिणस्त
द्वत्तीर्थविक्रयिणस्तथा ॥ धर्मविक्रयिणस्तद्वद्भवतब्राह्मणाधमाः ॥ ७४ ॥ पांचरात्रेकामशास्त्रेतथाकापालिकेमते ॥ बौद्धेश्रद्धायुतायूयंभवत
ब्राह्मणाधमाः ॥ ७५ ॥ मातृकन्यागामिनश्चभगिनीगामिनस्तथा ॥ परस्त्रीलंपटाःसर्वेभवतब्राह्मणाधमाः ॥ ७६ ॥
॥६८॥गोदानादि दान और पितृश्राद्धमे तुम सदा विमुख होंगे॥६९॥हे ब्राह्मणाधमो ! कृच्छ्रचान्द्रायण और प्रायश्चित्तसे तुम सदा विमुख होंगे ॥ ७० ॥ हे
ब्राह्मणो ! तुम श्रीगायत्री देवीको छोडकर दूसरे देवताओमें श्रद्धा भक्ति करके शंख चक्रादिसे अंकित हो ब्राह्मणाधम होंगे॥७१॥कापालिक मतमें आसक्त,बौद्धशा
स्त्रमें रत,पाखण्डाचारमे निरत हो ब्राह्मणाधम होंगे॥७२॥हे ब्राह्मणाधमो तुम पितामाता सुत भ्राता कन्या भार्याके वेचनेवाले होंगे ॥ ७३॥ हे ब्राह्मणाधमो !
तुम वेद तीर्थ और धर्मके बेचनेवाले होंगे॥७४॥पंचरात्र, कामशास्त्र,कापालिकमत और बौद्धोंमें श्रद्धावाले होंगे ॥ ७५ ॥ तुम सब माता कन्या भगिनीगामी

परस्त्रीलम्पट होनेसे स्त्री लम्पट होंगे॥ ७६॥तुम्हारे वंशके स्त्री वा पुरुष मेरे शापसे दग्धहो तुम्हारीही समान होंगे॥ ७७॥मेरे बहुत कहनेसे क्या है वह मूल प्रकृतिईश्वरी परमा गायत्री तुमपर क्रुद्ध रहैंगी ॥ ७८ ॥ अंधकूपादि कुंडोंमें तुम्हारी स्थिति होगी, व्यासजी बोले इसप्रकार गौतमजी वाग्दंड देकर जलस्पर्शकर ॥ ७९ ॥ परमउत्सुक हो गायत्रीके दर्शनोंको गये महादेवीको प्रणाम किया वह भी परात्परादेवी ॥ ८० ॥ ब्राह्मणोंके कर्तव्यको देख बडी विस्मित हुई अवतक उनका मुख स्मययुक्त दीखता है ॥ ८१ ॥ फिर हँसती हुई मुखकमलसे मुनिश्रेष्ठसे कहने लगी सर्पको दिया दूध विषके निमित्तही होता है ॥ ८२ हे महाभाग !

युष्माकंवंशजाताश्चस्त्रियश्चपुरुषास्तथा ॥ मद्दत्तशापदग्धास्तेभविष्यंतिभवत्समाः ॥ ७७ ॥ किंमयाबहुनोक्तेनमूलप्रकृतिरीश्वरी ॥ गायत्री परमाभूयाद्युष्मासुखलुकोपिता ॥ ७८॥ अंधकूपादिकुण्डेषुयुष्माकंस्यात्सदास्थितिः ॥ व्यासउवाच ॥ वाग्दंडमीदृशंकृत्वाप्युपस्पृश्यजलं ततः ॥ ७९ ॥ जगामदर्शनार्थंचगायत्र्याःपरमोत्सुकः॥ प्रणनाममहादेवींसाऽपिदेवीपरात्परा ॥ ८० ॥ ब्राह्मणानांकृतिंदृष्ट्वास्मयंचित्तेचकार ह ॥ अद्यापितस्यावदनंस्मययुक्तंचदृश्यते ॥ ८१ ॥ उवाचमुनिवर्यंतंस्मयमानमुखांबुजा ॥ भुजंगायार्पितंदुग्धंविषायैवोपजायते ॥८२ ॥ शांतिंकुरुमहाभागकर्मणोगतिरीदृशी ॥ इतिदेवींप्रणम्याथततोऽगात्स्वाश्रमंप्रति ॥ ८३ ॥ ततोविप्रैःशापदग्धैर्विस्मृतावेदराशयः ॥ गायत्री विस्मृतासर्वैस्तदद्भुतमिवाऽभवत् ॥ ८४ ॥ तेसर्वेऽथमिलित्वातुपश्चात्तापयुतास्तथा ॥ प्रणेमुर्मुनिवर्यंतंदंडवत्पतिताभुवि ॥ ८५ ॥ नोचुःकिंचनवाक्यंतुलज्जयाऽधोमुखाःस्थिताः ॥ प्रसीदेतिप्रसीदेतिप्रसीदेतिपुनःपुनः॥ ८६ ॥ प्रार्थयामासुरभितःपरिवार्यमुनीश्वरम् ॥ करुणापूर्णहृदयोमुनिस्तान्समुवाचह ॥ ८७ ॥ कृष्णावतारपर्यंतकुंभीपाकेभवेत्स्थितिः ॥ नमेवाक्यंमृषाभूयादितिजानीथसर्वथा ॥ ८८ ॥

शांतिकरो कर्मकी ऐसीही गति है इसप्रकार देवीको प्रणाम कर गौतम अपने आश्रममें आये॥ ८३॥तब शापदग्ध होनेके कारण ब्राह्मण वेद भूलगये तथा गायत्री भी विस्मृत हुई यह बडी अद्भुत बात हुई ॥८४॥ वे सब मिलकर पश्चात्ताप करने लगे और दंडवत् पतितहो मुनिश्रेष्ठको प्रणाम करने लगे ॥८५॥ और लज्जासे नीचेको मुखकर कुछ न बोले प्रसन्नहो प्रसन्नहो ऐसा वार वार कहने लगे ॥ ८६॥ इसप्रकार मुनिको घेर सब ओरसे प्रार्थना करनेलगे तब करुणासे पूर्णहृदय हो मुनिने उनसे कहा ॥८७॥ कि कृष्णावतारपर्यन्त तुम्हारी कुंभीपाकमें स्थितिहोगी मेरा वाक्य असत्य नहीं होता यह तुम सर्वथा सत्य जानो ॥ ८८ ॥

फिर कलियुगमें तुम्हारा जन्म होगा मेरा कहा यह सब होगा इसमें अन्यथा नहीं॥ ८९ ॥ मेरे शाप दूरकरनेकी यदि तुम्हारी इच्छाहो तो सबको गायत्रीके चरण कमल सेवन करने चाहिये॥ ९० ॥ व्यासजी बोले मुनिश्रेष्ठ । गौतम इसप्रकार सबको बिदाकर प्रारब्ध है यह जानकर चित्तमे शान्त हुए॥ ९१ ॥ हे राजन् ! इसकारण कृष्णके परम धाममें जानेसे कलियुगके प्रारंभमें वे कुंभीपाकसे निकले "और देवताकी पूजा क्यों करते हैं यह उसका उत्तर हुआ" ॥ ९२ ॥ वह पहले शापसे दग्ध हुए पृथ्वीपर जन्मे वही तीनों कालकी संध्यासे विहीन गायत्रीकी भक्तिसे वर्जित हुए ॥ ९३ ॥ वेदभक्तिसे हीन पाखण्डमतगामी थे अग्निहोत्रादि सत्कर्म स्वाहा स्वधासे वर्जित हुए॥ ९४ ॥ मूलप्रकृति अव्यक्तको वह नहीं जान्ते कोई तप्तमुद्रासे अंकित कोई कामाचारमें तत्पर हुए ॥ ९५ ॥ कापालिक कौलिक बौद्ध जैन इन मतोंमें

ततःपरंकलियुगेभुविजन्मभवेद्धिवाम् ॥ मदुक्तंसर्वमेतत्तुभवेदेवनचान्यथा ॥ ८९ ॥ मच्छापस्यविमोक्षार्थंयुष्माकंस्याद्यदीषणाः॥ तर्हिसेव्यं सदासर्वैर्गायत्रीपदपंकजम् ॥ ९० ॥ व्यासउवाच॥इतिसर्वान्विसृज्याथगौतमोमुनिसत्तमः ॥ प्रारब्धमितिमत्वातुचित्तेशांतिंजगामह ॥ ९१ ॥ एतस्मात्कारणाद्राजन्गतेकृष्णेतुधामनि ॥ कलौयुगेप्रवृत्तेतुकुंभीपाकात्तुनिर्गताः ॥ ९२ ॥ भुविजाताब्राह्मणाश्चशापदग्धाःपुरातुये ॥ संध्यात्रयविहीनाश्चगायत्रीभक्तिवर्जिताः ॥ ९३ ॥ वेदभक्तिविहीनाश्चपाखंडमतगामिनः ॥ अग्निहोत्रादिसत्कर्मस्वधास्वाहाविवर्जिताः ॥ ९४ ॥ मूलप्रकृतिमव्यक्तांनैवजानंतिकर्हिचित् ॥ तप्तमुद्रांकिताःकेचित्कामाचाररताःपरे ॥ ९५ ॥ कापालिकाःकौलिकाश्चबौद्धाजैनास्तथापरे ॥ पंडिताअपितेसर्वेदुराचारप्रवर्तकाः ॥ ९६ ॥ लंपटाःपरदारेषुदुराचारपरायणाः ॥ कुंभीपाकंपुनःसर्वेयास्यंतिनिजकर्मभिः ॥ ९७ ॥ तस्मात्सर्वात्मनाराजन्संसेव्यापरमेश्वरी ॥ नविष्णूपासनानित्यानशिवोपासनातथा॥ ९८ ॥ नित्याचोपासनाशक्तेर्यांविनातुपतत्यधः ॥ सर्वमुक्तं समासेनयत्पृष्टंतत्त्वयाऽनघ॥ ९९ ॥ अतःपरंमणिद्वीपवर्णनंशृणुसुंदरम् ॥ यत्परंस्थानमाद्यायाभुवनेश्याभवारणेः ॥ १०० ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणे अष्टादशसाहस्र्यांसंहितायांद्वादशस्कन्धेनवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ व्यासउवाच ॥ ब्रह्मलोकादूर्ध्वभागेसर्वलोकोऽस्तियःश्रुतः ॥ मणिद्वीपःसएवास्तियत्रदेवीविराजते ॥ १ ॥

पंडित होकर भी वह दुराचारमें प्रवृत्त हुए॥ ९६ ॥ पराईस्त्रियोंमें लंपट दुराचारमें परायण हुए यह सब अपने कर्मोंसे फिर कुंभीपाकमें जायँगे॥ ९७ ॥ हे राजन् ! इस कारण सर्वात्मासे परमेश्वरीका सेवन करना चाहिये शिव विष्णुकी उपासना नित्य नहीं है॥ ९८ ॥ गायत्रीरूप शक्तिकी उपासनाही नित्य है जिसके विना यह प्राणी अधःस्थानमें पतित होता है ये पापरहित जो तुमने पूँछा वह मैने सब संक्षेपसे कहा॥ ९९ ॥ अब इसके उपरान्त सुन्दर मणिद्वीपका वर्णन सुनो जो संसारकी आदि कारण भुवनेशीका परमस्थान है ॥ १०० ॥ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां नवमोध्यायः ॥ ९ ॥ ॥छ॥ ॥छ॥ ब्रह्मलोकसे ऊर्ध्वभागमें जो सर्वलोक श्रुत है, वही मणिद्वीप है जहां देवी विराजमान है, सुबालोपनिषदमें लिखा है, "सर्वलोका आत्मनि ब्रह्मणि मणय इवोताश्च प्रोताश्चेति"। १ ।

यह सबसे अधिक है, इसीकारण इसको सर्वलोक कहते है, पहले श्रीभगवतीने मनकी इच्छासेही इसको कल्पित किया है ॥ २ ॥ मूलभूत प्रकृतिने सबकी आदिमें अपने निवासके निमित्त कैलाससे अधिक वैकुंठसे उत्तम ॥ ३ ॥ तथा गोलोकसे भी उत्तम किया है इससे अधिक त्रिलोकीमें कोई सुन्दर लोक नहीं है॥ ॥ ४ ॥ यह तीनों जगत्का छत्रभूत संसारका संतापनाश करने वाला है, हे सत्तम ! यह ब्रह्माण्डोंका छायाकारक है ॥ ५ ॥ बहुत योजनोंके विस्तारमे तथा उतनाही गंभीर है मणिद्वीपके चारों ओर सुधासागर है ॥ ६ ॥ जिसमें वायुद्वारा अनेक तरंगें उठती हैं रत्नोंकी सुन्दरवालुका झष शंखोसे व्याप्त है ॥ ॥ ७ ॥ बीचियोंके संघर्षणसे अनेक लहरीकणोसे शीतल अनेक ध्वजा और जहाजोंसे युक्त है ॥ ८ ॥ सब ओरसे विराजमान, तीरमें रत्न समान कांति वाले

सर्वस्मादधिकोयस्मात्सर्वलोकस्ततःस्मृतः ॥ पुरापरांबयैवायंकल्पितोमनसेच्छया ॥ २ ॥ सर्वादौनिजवासार्थंप्रकृत्यामूलभूतया ॥ कैलासादधिकोलोकोवैकुंठादपिचोत्तमः ॥ ३ ॥ गोलोकादपिसर्वस्मात्सर्वलोकोऽधिकःस्मृतः ॥ नैतत्समंत्रिलोक्यांतुसुंदरंविद्यतेक्कचित् ॥ ४ ॥ छत्रीभूतंत्रिजगतोभवसंतापनाशकम् ॥ छायाभूतंतदेवास्तिब्रह्मांडानांतुसत्तम ॥५॥ बहुयोजनविस्तीर्णोगंभीरस्तावदेवहि ॥ मणिद्वीपस्यपरितोवर्ततेतुसुधोदधिः ॥ ६ ॥ मरुत्संघट्टनोत्कीर्णतरंगशतसंकुलः ॥ रत्नाच्छवालुकायुक्तोझषशंखसमाकुलः ॥ ७ ॥ वीचिसंघर्षसंजातलहरीकणशीतलः ॥ नानाध्वजसमायुक्तानानापोतगतागतैः ॥ ८ ॥ विराजमानःपरितस्तीररत्नद्रुमोमहान् ॥ तदुत्तरमयोधातुनिर्मितोगगनेततः॥ ॥ ९ ॥ सप्तयोजनविस्तीर्णःप्राकारोवर्ततेमहान् ॥ नानाशस्त्रप्रहरणानानायुद्धविशारदाः ॥ १० ॥ रक्षकानिवसंत्यत्रमोदमानाःसमंततः ॥ चतुर्द्वारसमायुक्तोद्वारपालशतान्वितः ॥ ११ ॥ नानागणैःपरिवृतोदेवीभक्तियुतैर्नृप ॥ दर्शनार्थंसमायांतियेदेवाजगदीशितुः ॥ १२ ॥ तेषांगणावसंत्यत्रवाहनानिचतत्रहि ॥ विमानशतसंघर्षघंटास्वनसमाकुलः ॥ १३ ॥ हयहेषाखुराघातबधिरीकृतदिङ्मुखः ॥ गणैःकिलकिलारावैर्वेत्रहस्तैश्चताडिताः ॥ १४ ॥ सेवकादेवसंगानांभ्राजंतेतत्रभूमिप ॥ तस्मिन्कोलाहलेराजन्नशब्दःकेनचित्क्कचित् ॥ १५ ॥

वृक्ष हैं इसके उपरान्त अपधातु ( लोहा ) का निर्मित अतिऊंचा ॥ ९ ॥ सातयोजनका विस्तारवाला महान् परकोटाहै जिसमें अनेक शस्त्रोंके प्रहारवाले अनेको युद्धमे चतुर॥ १०॥प्रसन्नचित्तसे रक्षक निवास करते है चार जिसके द्वार और सैकडों द्वारपालोंसे युक्त॥ ११॥तथा देवीके परमभक्त अनेक गणोंसे व्याप्त हैं जो देवता जगदीश्वरीके दर्शनको आते हैं॥ १२॥उनके गण और वाहन सब वही निवास करते है सैकडों विमानोसे व्याप्त घंटोंके शब्दोंसे समाकीर्ण॥ १३॥घोडोंकी हिनहिनाहट तथा खुराघातसे जहां की दिशायें बधिरीभूत हो रही हैं किल किल शब्दवाले वेत्रधारी गणोंसे शब्द निवारणार्थ ताडित॥ १४॥देवताओके सेवक

जलके सरोवर हैं॥ १६ ॥
जहां विराजमान होते हैं, हे राजन्! उस कोलाहलमें कौन किसका शब्द ॥१५॥ उस महाध्वनिमें सुन सकता है. पदपदमें मीठे
हे राजन्! रत्नवृक्षोंकी अनेक वाटिका विद्यमान है उसके उत्तरमें महासार कांशीका बनाया हुआ मण्डल है॥१७॥ यह प्राकारभी गगनका स्पर्श करने वाला महान्
है और लोहप्राकारसे तेजमें यह ऊंचे शिखरवाला सौगुणा अधिक है ॥१८॥ गोपुरद्वारोंके सहित बहुत वृक्षोंसे समन्वित है जगत्में जितनी वृक्षोंकी जाति है वह
वहां सब हैं ॥१९॥ जिनमें फल फूल सदा लगे रहते नवपल्लव और परम गंधसे युक्त है॥२०॥ पनस, बकुल, लोध, कर्णिकार, शिशपा, देवदारु, कचनार, आम,

कस्यचिच्छ्रूयतेऽत्यंतंनानाध्वनिसमाकुले ॥ पदेपदेमिष्टवारिपरिपूर्णसरांसिच ॥ १६ ॥ वाटिकाविविधाराजन्रत्नद्रुमविराजिताः ॥ तदुत्तरं
महासारधातुनिर्मितमंडलः ॥१७॥ सालोपरोमहानस्तिगगनस्पर्शियच्छिरः॥तेजसास्याच्छतगुणःपूर्वसालादयंपरः ॥१८॥गोपुरद्वारसहितो
बहुवृक्षसमन्वितः ॥ यावृक्षजातयःसंतिसर्वास्तास्तत्रसंतिच॥१९॥निरंतरंपुष्पयुताःसदाफलसमन्विताः॥ नवपल्लवसंयुक्ताःपरसौरभसंकुलाः
॥२०॥ पनसाबकुलालोध्राःकर्णिकाराश्वशिंशपाः ॥ देवदारुकांचनाराआम्राश्चैवसुमेरवः ॥ २१ ॥ लिकुचाहिंगुलाश्चैलालवंगाःकट्फलास्त
था ॥ पाटलामुचुकुंदाश्चफलिन्योजघनेफलाः ॥२२॥ तालास्तमालाःसालाश्चकंकोलानागभद्रकाः ॥ पुन्नागाःपीलवःसाल्वकावैकर्पूरशाखि
नः ॥२३॥ अश्वकर्णाहस्तिकर्णास्तालपर्णाश्चदाडिमाः ॥ गणिकाबंधुजीवाश्चजंबीराश्चकुरंडकाः ॥ २४ ॥ चांपेयाबंधुजीवाश्चतथावैकनक
द्रुमाः ॥ कालागुरुद्रुमाश्चैवतथाचंदनपादपाः॥२५॥खर्जूरायूथिकास्तालपर्ण्यश्चैवतथेक्षवः ॥क्षीरवृक्षाश्चखदिराश्चिंचाभल्लातकास्तथा॥२६॥
रुचकाःकुटजावृक्षाबिल्ववृक्षास्तथैवच ॥ तुलसीनांवनान्येवंमल्लिकानांतथैवच ॥ २७ ॥

सुमेरव ॥२१॥ लिकुचा, हिंगुल, एला, लवंग, कट्फल, पाटल, मुचुकुन्द, फलिनी, जघनेफला ॥२२॥ ताल, तमाल, साल, कंकोल, नागभद्रक, पुन्नाग, पीलव, शाल्व,
कर्पूरके वृक्ष ॥२३॥ अश्वकर्ण, हस्तिकर्ण, तालपर्ण, दाडिमी, गणिका, बंधुजीवक, जंभीरी, कुरंटक ॥२४॥ चांपेय, बंधुजीव, कनकद्रुम, कालागुरुवृक्ष, चन्दनवृक्ष
॥२५॥ खजूर, यूथिका, तालपर्णी, ईख, क्षीरवृक्ष, खैर, चिंचा, भल्लातक (भिलावा) ॥२६॥ रुचक, कुटज, बेलोंके वृक्ष, तुलसी और चमेलियोंके वन हैं ॥२७॥

इसप्रकार वृक्षोंके वन उपवनोंसे व्याप्त, अनेक बावडियोंसे सम्पन्न है ॥ २८ ॥ कोकिलके शब्द और भौरोंकी गुंजारसे व्याप्त है सब वृक्ष गोंदस्रावी और सुन्दर छाया वाले हैं॥ २९ ॥वे वृक्ष अनेक ऋतुओंमें होनेवाले अनेक पक्षियोंसे सेवित अनेक रस बहानेवाली नदियोंके तटपर शोभित हैं ॥ ३० ॥ कबूतर तोतोंके समूह और मैनाओंके पक्षोंकी पवन तथा हंसोंके पंखोंकी वायुसे जहांके वृक्ष बहुत चलायमान रहते हैं ॥ ३१ ॥ सुगन्धग्राही पवनसे वह वन पूरित होरहा है. इधर उधर हरिणियोंके यूथ धावमान होरहे हैं ॥ ३२ ॥ मोरोंके समूह नृत्य करते मोरोंकी वाणी सब ओरसे होरही. इसप्रकार सुखदायक वाणीसे वह मधुस्रावी वन व्याप्त होरहा है ॥ ३३ ॥ कांसीके प्राकारके आगे ताम्रका परकोटा है जो चौकोन और सात योजन ऊंचा है ॥ ३४ ॥ इन दोनों परकोटोंके मध्यमें कल्पवृक्षोंके बगीचे हैं.

इत्यादितरुजातीनांवनान्युपवनानिच ॥ नानावापीशतैर्युक्तान्येवंसंतिधराधिप ॥ २८ ॥ कोकिलारावसंयुक्तागुंजद्भ्रमरभूषिताः ॥ निर्यासस्राविणःसर्वेस्निग्धच्छायास्तरूत्तमाः ॥ २९ ॥ नानाऋतुभवावृक्षानानापक्षिसमाकुलाः ॥ नानारसस्राविणीभिर्नदीभिरतिशोभिताः ॥ ३० ॥ पारावतशुकव्रातसारिकापक्षमारुतैः ॥ हंसपक्षसमुद्भूतवातव्रातैश्चलद्द्रुमम् ॥ ३१ ॥ सुगंधग्राहिपवनपूरितंतद्वनोत्तमम् ॥ सहितंहरिणीयूथैर्धावमानैरितस्ततः ॥ ३२ ॥ नृत्यद्बर्हिकदंबस्यकेकारावैःसुखप्रदैः ॥ नादितंतद्वनंदिव्यंमधुस्राविसमंततः ॥ ३३ ॥ कांस्यसालादुत्तरेतुताम्रसालःप्रकीर्तितः ॥ चतुरस्रसमाकारउन्नत्यासप्तयोजनः ॥ ३४ ॥ द्वयोस्तुसालयोर्मध्येसंप्रोक्ताकल्पवाटिका ॥ येषांतरूणांपुष्पाणिकांचनाभानिभूमिप ॥ ३५ ॥ पत्राणिकांचनाभानिरत्नबीजफलानिच ॥ दशयोजनगंधोहिप्रसर्पतिसमंततः ॥ ३६ ॥ तद्वनंरक्षितंराजन्वसंतेनर्तुनानिशम् ॥ पुष्पसिंहासनासीनःपुष्पच्छत्रविराजितः ॥ ३७ ॥ पुष्पभूषाभूषितश्चपुष्पासवविघूर्णितः ॥ मधुश्रीर्माधवश्रीश्चद्वेभार्येतस्यसंमते ॥ ३८ ॥ क्रीडतःस्मेरवदनेसुमस्तबककंदुकैः ॥ अतीवरम्यंविपिनंमधुस्राविसमंततः ॥ ३९ ॥ दशयोजनपर्यंतंकुसुमामोदवायुना ॥ पूरितंदिव्यगंधर्वैःसांगनैर्गानलोलुपैः ॥ ४० ॥ शोभितंतद्वनंदिव्यंमत्तकोकिलनादितम् ॥ वसंतलक्ष्मीसंयुक्तंकामिकामप्रवर्धनम् ॥ ४१ ॥

हे राजन्! जिन वृक्षोंके पुष्प सुवर्णके समान कांतिवाले है॥ ३५ ॥पत्र सुवर्णके समान बीजफल रत्नोंके समान हैं उनकी गंध सब ओरसे दशयोजन पर्यन्त जातीहै ॥ ३६ ॥वसन्तऋतु दिनरात उसकी रक्षा करता है हे राजन्! वह वसन्त पुष्पोंके सिंहासनपर आसीन, फूलोंके छत्रसे विराजित ॥ ३७ ॥ पुष्पोंके भूषणोंसे भूषित पुष्पोंके आसवसे मदको प्राप्त मधुश्री माधवश्री दोभार्या॥ ३८ ॥स्मितमुखियोंके साथ कुसुमके गुच्छोंकी गेंदसे खेलताहुआ रहता है वह मधुस्रावीवन बहुतही मनोहर है॥ ३९ ॥दशयोजनतक वायुद्वारा इसकी गंध जाती है और गंधके लोलुप अंगना साथ लिये गन्धर्वोंसे वह वन पूरित रहता है ॥ ४० ॥ वह दिव्य वन मतवाले

कोकिलाओंके नादसे शोभित है, यह वसन्त लक्ष्मीसे संयुक्त कामियोंके कामको बढानेवाला है ॥ ४१ ॥ ताम्र परकोटेके आगे सीसेका परकोटा है जो सातयोजन पर्यन्त ऊंचा है॥ ४२॥ हेराजन्! इनदोनो परकोटोंके मध्यमें सन्तानक वृक्षोंकी वाटिका है जिसके फलोंकी दशयोजनपर्यन्त गंध जाती है॥ ४३॥ हिरण्यकी समान कान्तिमान् जहांके फूल नित्य खिले रहतेहैं जिनके मधुर फल अमृतद्रवकी समानहैं ॥ ४४॥ हेराजन् ! उस वाटिकाका ग्रीष्मऋतु नायक है शुक्रश्री, शुचिश्री, यह दो भार्या इसको प्रियहैं ॥ ४५॥ जहां सन्तापसे व्याकुल हुए लोक वृक्षोंके नीचे स्थित होते हैं, अनेक सिद्ध और देवता निवास करतेहैं॥ ४६॥ चन्दनको अधिकतर अंगमे लगाये पुष्पमाला धारे ताल पंखा हाथमें लिये जहां विलासिनियोंके समूह विचरते हैं॥ ४७॥ हेराजन्! शीतल जलसेवियोंसे वह प्राकार शोभित है, शीशेके

ताम्रसालादुत्तरत्रसीससालःप्रकीर्तितः ॥ समुच्छ्रायःस्मृतोप्यस्यसप्तयोजनसंख्यया ॥ ४२॥ संतानवाटिकामध्येसालयोस्तुद्वयोर्नृप ॥ दशयोजनगंधस्तुप्रसूनानांसमंततः ॥ ४३ ॥ हिरण्याभानिकुसुमान्युत्फुल्लानिनिरंतरम् ॥ अमृतद्रवसंयुक्तफलानिमधुराणिच ॥ ४४ ॥ ग्रीष्मर्तुर्नायकस्तस्यावाटिकायानृपोत्तम् ॥ शुक्रश्रीश्वशुचिश्रीश्चद्वेभार्येतस्यसंमते ॥ ४५ ॥ संतापत्रस्तलोकास्तुवृक्षमूलेषुसंस्थिताः ॥ नानासिद्धैःपरिवृतोनानादेवैःसमन्वितः ॥ ४६ ॥ विलासिनीनांवृंदैस्तुचंदनद्रवपंकिलैः ॥ पुष्पमालाभूषितैस्तुतालवृंतकरांबुजैः॥ ४७॥ प्राकारःशोभितोएजच्छीतलांबुनिषेविभिः ॥ सीससालादुत्तरत्राप्यारकूटमयःशुभः ॥ ४८ ॥ प्राकारोवर्ततेराजन्मुनियोजनदैर्घ्यवान् ॥ हरिचंदनवृक्षाणांवाटीमध्येतयोःस्मृता ॥ ४९ ॥ सालयोरधिनाथस्तुवर्षर्तुर्मेघवाहनः ॥ विद्युत्पिंगलनेत्रश्चजीमूतकवचःस्मृतः॥५० ॥ वज्रनिर्घोषमुखरश्चेंद्रधन्वासमंततः ॥ सहस्रशोवारिधारामुंचन्नास्तेगणावृतः ॥५१॥ नभःश्रीश्वनभस्यश्रीःस्वरस्यारस्यमालिनी ॥ अंबादुलानिरत्निश्चाभ्रमंतीमेघयंतिका ॥५२॥ वर्षयंतीचिबुणिकावारिधाराचसंमताः ॥ वर्षर्तोर्द्वादशप्रोक्ताःशक्तयोमदविह्वलाः ॥५३॥ नवपल्लववृक्षाश्चनवीनलतिकान्विताः ॥ हरितानितृणान्येववेष्टितायैर्धराऽखिला॥५४॥नदीनदप्रवाहाश्चप्रवहंतिचवेगतः॥सरांसिकलुषांबूनिरागिचित्तसमानिच॥५५॥

परकोटेके आगे पीतलका सुन्दर॥ ४८॥ परकोटा सात योजन लम्बा विद्यमान है इन दोनोंके बीचमें हरिचंदन वृक्षकी वाटिका है ॥ ४९ ॥ इनका अधिपति मेघवाहन वर्षाऋतु है जिसके बिजलीकी समान पिंगल नेत्र और मेघोंका कवच है॥ ५०॥ वज्रके शब्दकी समान शब्दायमान इन्द्र धनुष धारे सहस्रों वारिधारा त्यागन करते गणोंसे युक्त शोभायमान है॥ ५१॥ नभश्री ( श्रावण ) नभस्यश्री ( भादौं ) स्वरस्या, रस्यमालिनी अम्बादुला निरत्नि भ्रमन्ती मेघयंतिका॥ ५२॥ वर्षयन्ती, चिबुणिका वारिधारा मदविह्वला यह वर्षाऋतुकी बारह शक्तियें कहीहैं॥ ५३॥ नये पत्तेवाले वृक्ष और नवीन लतायें तथा हरित तृणोसे वहांकी धरा वेष्टितहै॥ ५४॥ नदी नदोंका प्रवाह वेगसे चलायमान होताहै सरोवरोंमें कलुष हुए जल रागियोंके चित्तकी समान हैं ॥ ५५ ॥



वहां देवीके कर्म करनेवाले देवता सिद्धनिवास करते हैं,वापी कूप सरोवर जिन्होने देवीके अर्पण किये है ॥ ५६॥ वह गण यहां अंगनाओंके सहित निवास करते है,पीतलके आगे सातयोजनका बडा दीर्घ ॥५७॥ पंचलोहात्मक परकोटा है जिसके मध्यमें मंदारवाटिका है,जो अनेक पुष्पलताओंसे आकीर्ण अनेक पल्लवोंसे शोभित है॥५८॥जिसका अनामय अधिष्ठाता शरदऋतु है इपलक्ष्मी, ऊर्जलक्ष्मी दो उसकी भार्या हैं ॥५९॥ वहांअंगना और कुटुम्बके सहित अनेक सिद्ध निवास करते है पंचलोहात्मकसे आगे सात योजन दीर्घ ॥ ६० ॥ महाशृंगोंसे दीप्यमान रौप्य परकोटा है जहां पारिजात वृक्षोंमें गुच्छे लटक रहे हैं ॥ ६१ ॥ उसके फूलोंकी गंध दशयोजनतक फैलकर देवीके कर्मकारी भक्तोंको प्रसन्न करती है ॥ ६२ ॥ उसका अधिपति महाउज्ज्वल हेमन्त ऋतु है जो अपने

वसंतिदेवाःसिद्धाश्चयेदेवीकर्मकारिणः ॥ वापीकूपतडागाश्चयेदेव्यर्थंसमर्पिताः ॥ ५६ ॥ तेगणानिवसंत्यत्रसविलासाश्वसांगनाः ॥ आरकूटमयादग्रेसप्तयोजनदैर्घ्यवान् ॥ ५७ ॥ पंचलोहात्मकःसालोमध्येमंदारवाटिका ॥ नानापुष्पलताकीर्णानानापल्लवशोभिता ॥ ५८॥ अधिष्ठाताऽत्रसंप्रोक्तःशरदृतुरनामयः ॥ इषलक्ष्मीरूर्जलक्ष्मीर्द्वेभार्येतस्यसंमते ॥ ५९ ॥ नानासिद्धावसंत्यत्रसांगनाःसपरिच्छदाः ॥ पंचलोहमयादग्रेसप्तयोजनदैर्घ्यवान् ॥६०॥ दीप्यमानोमहाशृंगैर्वर्ततेरौप्यसालकः ॥ पारिजाताटवीमध्येप्रसूनस्तबकान्विता ॥ ६१॥ दशयोजनगंधीनिकुसुमानिसमंततः ॥ मोदयंतिगणान्सर्वान्येदेवीकर्मकारिणः ॥६२॥ तत्राधिनाथःसंप्रोक्तोहेमंततुर्महोज्ज्वलः॥ सगणःसायुधःसर्वान्रागिणोरंजयन्नपः ॥६३॥ सहश्रीश्चसहस्यश्रीर्द्वेभार्येतस्यसंमते ॥ वसंतितत्रसिद्धाश्चयेदेवीव्रतकारिणः ॥६४॥ रौप्यसालमयादग्रेसप्तयोजनदैर्घ्यवान् ॥ सौवर्णसालःसंप्रोक्तस्तप्तहाटककल्पितः ॥६५॥ मध्येकदंबवाटीतुपुष्पपल्लवशोभिता ॥ कदंबमदिराधाराःप्रवर्ततेसहस्रशः॥६६॥ याभिर्निपीतपीताभिर्निजानंदोनुभूयते ॥ तत्राधिनाथःसंप्रोक्तःशैशिरर्तुर्महोदयः ॥६७॥ तपःश्रीश्चतपस्यश्रीर्द्वेभार्येतस्यसंमते ॥ मोदमानःसहैताभ्यांवर्ततेशिशिराकृतिः ॥ ६८॥ नानाविलाससंयुक्तोनानागणसमावृतः ॥ निवसंतिमहासिद्धायेदेवीदानकारिणः ॥ ६९ ॥ नानाभोगसमुत्पन्नमहानंदसमन्विताः ॥ सांगनाःपरिवारैस्तुसंघशःपरिवारिताः ॥ ७० ॥

गण और आयुधोंसे सब रागियोंको प्रसन्न करता है ॥६३ ॥ सहश्री, सहस्यश्री, यह उसकी दो भार्या है देवीव्रतकरनेवाले सिद्ध वहां निवास करते है॥६४॥ चांदीके परकोटेके आगे सात योजनका दीर्घ सुवर्णका परकोटा हैं जो तपाये सुवर्णसे वना है ॥ ६५ ॥ उसके मध्यमें पुष्प पल्लव से शोभित कदंववाटिका है जिनसे कदम्बके नदकी धारा सहस्रों प्रवृत्त होती हैं ॥ ६६ ॥ जिनके यथेष्टपानसे निजानंदकी प्राप्ति होती है उसका अधिपति शिशिर ऋतु कहा है ॥ ६७ ॥ तपश्री, तपस्यश्री यह दो उसकी भार्या हैं यह शिशिर आकृति उनके संग प्रसन्न हुआ निवास करता है ॥ ६८ ॥ अनेक विलाससे संयुक्त अनेक गणोंके सहित वहां देवीके उद्देशसे दानकरनेवाले सिद्ध निवास करते हैं ॥ ६९ ॥ वे अनेक भोगोंसे संयुक्त महानंदसे सम्पन्न स्त्री और परिवारके सहित

लोके व्यष्टि भूत जो नायक हैं समष्टिभूत जो इन्द्रादिक श्री भुवनेश्वरीयंत्र भूपुरमें पूजे जाते हैं वे वहां निवास करते हैं जो वरायुध लिये शोभित होते है॥ ७६ ॥ वहांकी
निवास करते हैं ॥ ७० ॥ सुवर्णके परकोटेके आगे सात योजनके विस्तारमें पुष्परागमणियोंका परकोटा है जो कुंकुमकी समान अरुण वर्ण ॥ ७१ ॥
सब भूमि वन उपवन पुष्परागके हैं रत्नोंके वृक्ष और पुष्परागमणिकेही थांवले हैं॥ ७२॥ जिस रत्नका परकोटा उसीके वृक्ष हैं वनभू पक्षिगण सब रत्नोंहीके समान
हैं ॥ ७३ ॥ मंडप मण्डपके स्तंभ सरोवर कमल जो कुछ उस प्राकारमें है वह सब उसीके समान हैं ॥ ७४ ॥ हे प्रभो ! यह रत्न परकोटेकी परिभाषा कही
है, हे राजन् ! दूसरे परकोटोंसे यह तेजमें लाखगुणा है ॥ ७५ ॥ वहां प्रतिब्रह्माण्डवर्ती दिक्पाल निवास करते हैं अर्थात् प्रतिब्रह्माण्डवर्ती इन्द्रादि दिक्पा

स्वर्णसालमयादग्रेमुनियोजनदैर्घ्यवान्॥ पुष्परागमयःसालःकुंकुमारुणविग्रहः॥७१॥ पुष्परागमयीभूमिर्वनान्युपवनानिच॥ रत्नवृक्षालवालाश्च पुष्परागमयाःस्मृताः ॥ ७२ ॥ प्राकारोयस्यरत्नस्यतद्रत्नरचिताद्रुमाः ॥ वनभूः पक्षिणश्चैवरत्नवर्णजलानिच ॥ ७३ ॥ मंडपामंडपस्तंभाःस रांसिकमलानिच ॥ प्राकारेतत्रयद्यत्स्यात्तत्सर्वंतत्समंभवेत् ॥७४॥ परिभाषेयमुद्दिष्टारत्नसालादिषुप्रभो ॥ तेजसास्याल्लक्षगुणःपूर्वसालात्प रोनृप ॥ ७५ ॥ दिक्पालानिवसंत्यत्रप्रतिब्रह्मांडवर्तिनाम् ॥ दिक्पालानांसमष्ट्यात्मरूपाःस्फूर्जद्वरायुधाः ॥ ७६ ॥ पूर्वाशायांसमुत्तुंगशृंगा पूरमरावती ॥ नानोपवनसंयुक्तामहेंद्रस्तत्रराजते ॥७७॥ स्वर्गशोभाचयास्वर्गेयावतीस्यात्ततोऽधिका ॥ समष्टिशतनेत्रस्यसहस्रगणतःस्मृता ॥ ७८ ॥ ऐरावतसमारूढोवज्रहस्तःप्रतापवान्॥ देवसेनापरिवृतोराजतेऽत्रशतक्रतुः॥७९॥ देवांगनागणयुताशचीतत्रविराजते॥ वह्निकोणेवह्नि पुरीवह्निपूःसदृशीनृप ॥ ८० ॥ स्वाहास्वधासमायुक्तोवह्निस्तत्रविराजते ॥ निजवाहनभूषाढ्योनिजदेवगणैर्वृतः ॥ ८१॥ याम्याशायांयम पुरीतत्रदंडधरोमहान् ॥ स्वभटैर्वेष्टितोराजन्चित्रगुप्तपुरोगमैः ॥ ८२ ॥

स्वर्गकी शोभा जो स्वर्गमे हैं
उसकी पूर्वदिशामें ऊंचे शिखरवाली अमरावती शोभित होती है जो अनेक उपवनोंसे युक्त है वहां महेन्द्र विराजते है ॥ ७७ ॥
यह उससे अधिक है, समष्टि शतनेत्रसे सहस्रगुणा अधिक शोभित है ॥ ७८ ॥ वहां ऐरावतपर चढा वज्र हाथमे लिये महाप्रतापी देवताओंकी सेनासे युक्त
इन्द्र विराजमान होता है ॥ ७९ ॥ देवांगनाओंके सहित वहां इन्द्राणी विराजमान होती है और अग्निकोणमें अग्निपुरीकी समान अग्निपुरी है ॥ ८० ॥
स्वाहा स्वधाके साथ वहां अग्नि विराजमान है अपने वाहन भूषणोंसे युक्त तथा अपने देवताओंसे शोभित है ॥ ८१ ॥ दक्षिण दिशामें यमपुरी है उसमे
दंडधारी महान् अपने चित्रगुप्त आदि भटोंसे वेष्टित ॥ ८२ ॥

अपनी शक्तिसहित प्रकाशमान सूर्यपुत्र शोभा पाते हैं. नैर्ऋत्य दिशामें राक्षसाकी पुरी राक्षसोंसे वेष्टित है॥८३॥जहां निर्ऋति खड्ग लिये अपनी शक्तिसहित शोभा पाताहै वरुणदिशामें पाशधारी प्रतापी वरुण राजाहै॥८४॥जो महामच्छपर चढे वारुणीमदसे विह्वल हुए अपनी शक्ति और जलजीवोंसे युक्त॥८५॥अपनी भार्यासे प्रसन्न हुए वरुण लोकमें निवास करते हैं वायुकोणमें वायुलोकहै जहाँ वायु विराजते हैं॥८६॥वह वायुसाधनमें सिद्ध हुए योगियोंसे परिवारित ध्वजा हाथमें लिये विशाललोचन मृगवाहनपर स्थित हैं॥८७॥मरुद्गणोंसे व्याप्त अपनी शक्तिसे समन्वित हैं. हे राजन्! उत्तरदिशामें महान् यक्षलोक है॥८८॥वहां वृद्धि ऋद्धि आदि शक्तियोंके सहित यक्षराज निवास करते है वहां तुन्दिलधननायक नौओं ऋद्धियोंसे सम्पन्न है ॥ ८९ ॥ मणिभद्र पूर्णभद्र मणिमान् मणिकंधर मणिभूषण,

निजशक्तियुतोभास्वत्तनयोस्तियमोमहान् ॥ नैर्ऋत्यांदिशिराक्षस्यांराक्षसैःपरिवारितः॥८३॥खड्गधारीस्फुरन्नास्तेनिर्ऋतिर्निजशक्तियुक् ॥ वारुण्यांवरुणोराजापाशधारीप्रतापवान् ॥८४॥ महाझषसमारूढोवारुणीमधुविह्वलः ॥ निजशक्तिसमायुक्तोनिजयादोगणान्वितः ॥८५ ॥ समास्तेवारुणेलोकेवरुणानीरताकुलः ॥ वायुकोणेवायुलोकोवायुस्तत्राधितिष्ठति ॥ ८६ ॥ वायुसाधनसंसिद्धयोगिभिःपरिवारितः ॥ ध्वजहस्तोविशालाक्षोमृगवाहनसंस्थितः ॥ ८७ ॥ मरुद्गणैःपरिवृतोनिजशक्तिसमन्वितः ॥ उत्तरस्यांदिशिमहान्यक्षलोकोस्तिभूमिप ॥ ८८ ॥ यक्षाधिराजस्तत्राऽऽस्तेवृद्धिऋद्ध्यादिशक्तिभिः ॥ नवभिर्निधिभिर्युक्तस्तुंदिलोधननायकः ॥ ८९ ॥ मणिभद्रःपूर्णभद्रोमणिमान्मणिकंधरः॥ मणिभूषोमणिस्रग्वीमणिकार्मुकधारकः ॥ ९० ॥ इत्यादियक्षसेनानीसहितोनिजशक्तियुक् ॥ ईशानकोणेसंप्रोक्तोरुद्रलोकोमहत्तरः ॥९१ ॥ अनर्घ्यरत्नखचितोयत्ररुद्रोऽधिदैवतम् ॥ मन्युमान्दीप्तनयनोबद्धपृष्ठमहेषुधिः ॥ ९२ ॥ स्फूर्जद्धनुर्वामहस्तोऽधिज्यधन्वभिरावृतः ॥ स्वसमानैरसंख्यातरुद्रैःशूलवरायुधैः ॥९३ ॥ विकृतास्यैःकरालास्यैर्वमद्वह्निभिरास्यतः ॥ दशहस्तैःशतकरैःसहस्रभुजसंयुतैः ॥९४ ॥ दशपादैर्दशशीर्षैस्त्रिनेत्रैरुग्रमूर्तिभिः ॥ अंतरिक्षचरायेचयेचभूमिचराःस्मृताः ॥ ९५ ॥ रुद्राध्यायेस्मृतारुद्रास्तैःसर्वैश्चसमावृतः ॥ रुद्राणीकोटिसहितो भद्रकाल्यादिमातृभिः ॥ ९६ ॥

मणिमालाधारी मणिकार्मुकधारी॥९०॥इत्यादि बड़ी यक्षसेना और अपनी शक्ति सहित विराजमान है. ईशानकोणमें महान् रुद्रलोक है ॥९१॥जो बडे मोलके रत्नोंसे रचित रुद्रदेवतायुक्त है वह मृत्युमान दीप्तनेत्र पुष्ट तरकसबांधे॥९२॥बॉयें हाथमें स्फुरायमानधनुष ज्यारोपण किये अपनी समान असंख्यात रुद्रोंसे संयुक्त जो शूल हाथमें लिये हैं॥९३॥विकृतमुख कराल मुख कोई मुखसे अग्नि वमन करते, किन्हीके दश किन्हीके सौ किन्हीके सहस्र हाथ॥९४॥दशपाद, दशशिर, तीननेत्र, उग्रमूर्तिवाले कोई अन्तरिक्ष और कोई भूमिमें विचरनेवाले ॥ ९५ ॥ जो रुद्राध्यायमें स्मरणकिये रुद्र है उन सबसे संयुक्त

वीरभद्रादिके सहित वहां रुद्र विराजते हैं॥९७॥
कोटिरुद्राणी और भद्रकाली आदि माताओंसे संयुक्त॥९६॥अनेक शक्ति और डामरादि गणोंसे संयुक्त हे राजन्! वीरभद्रादिके सहित वहां रुद्र विराजते हैं॥९७॥
मुण्डमालाधारी नागोंका कंकण पहरे नागको गलेमे डाले व्याघ्रचर्मका परिधान वस्त्र और ओढनेको गजचर्म॥९८॥चिताभस्मको अंगमें लपेटे प्रमथादिगणोंसे
सम्पन्न शब्दायमान डमरुओंसे दिशाओंको शब्दायमान करते॥९९॥ अट्टहास और स्फोटशब्दोंसे आकाशको त्रासितकरनेवाले भूतसमूहोंसे युक्त भूतावास महे
श्वर॥१००॥ ईशान दिशाके अधिपति होनेसे ईशान नामवालेही हैं॥१०१॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः॥१०॥
व्यासजी बोले पुष्परागमय परकोटेके आगे कुंकुमकी समान लालवर्ण पद्मराग मणियोंका परकोटा है वैसीही वहांकी भूमि है॥१॥ वह दशयोजन दीर्घ गोपुर

नानाशक्तिसमाविष्टडामर्यादिगणावृतः॥ वीरभद्रादिसहितोरुद्रोराजन्विराजते॥९७॥ मुंडमालाधरोनागवलयोनागकंधरः॥ व्याघ्रच
र्मपरीधानोगजचर्मोत्तरीयकः॥९८॥ चिताभस्मांगलिप्तांगःप्रमथादिगणावृतः॥ निनदड्डमरुध्वानैर्बधिरीकृतदिङ्मुखः॥९९॥अट्टहास्य
स्फोटशब्दैःसंत्रासितनभस्तलः॥ भूतसंघसमाविष्टोभूतावासोमहेश्वरः॥१००॥ ईशानदिक्पतिःसोऽयंनाम्नाचेशानएवच॥१०१॥ इति
श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेद्वादशस्कंधेदशमोऽध्यायः॥१०॥ व्यासउवाच॥ पुष्परागमयादग्रेकुंकुमारुणविग्रहः॥ पद्मरागमयःसालोमध्ये
भूश्चैवतादृशी॥१॥ दशयोजनवान्दैर्घ्येगोपुरद्वारसंयुतः॥ तन्मणिस्तंभसंयुक्तामंडपाःशतशोनृप॥२॥ मध्येभुविसमासीनाश्चतुःषष्टिमि
ताःकलाः॥ नानायुधधरावीरारत्नभूषणभूषिताः॥३॥ प्रत्येकलोकस्तासांतुतत्तल्लोकस्यनायकाः॥ समंतात्पद्मरागस्यपरिवार्यस्थिताः
सदा॥४॥ स्वस्वलोकजनैर्जुष्टाःस्वस्ववाहनहेतिभिः॥ तासांनामानिवक्ष्यामिशृणुत्वंजनमेजय॥५॥ पिंगलाक्षीविशालाक्षीसमृद्धिर्वृद्धिरे
वच॥श्रद्धास्वाहास्वधाभिख्यामायासंज्ञावसुंधरा॥६॥त्रिलोकधात्रीसावित्रीगायत्रीत्रिदशेश्वरी॥सुरूपाबहुरूपाचस्कंदमाताऽच्युतप्रिया॥७॥
विमलाचामलातद्वदरुणीपुनरारुणी॥ प्रकृतिर्विकृतिःसृष्टिःस्थितिःसंहृतिरेवच॥८॥

द्वारसे संयुक्त है. हे राजन्! उसी मणिके स्तम्भवाले सैकड़ों स्तम्भ वहां है॥२॥मध्यभूमिमें अनेक आयुध लिये परम वीरा सुन्दरभूषण पहर चौंसठ कला निवास करती
हैं॥३॥उनके प्रत्येक लोकोंमें उन उनके नायक निवास करते हैं, वह चारों ओरसे पद्मरागको घेरे हुए स्थित हैं॥४॥अपने अपने लोकके जन अपने वाहन और अस्त्रोंसे
संपन्न हैं. हे जनमेजय! तुम सुनो मैं उनके नाम कहताहूं॥५॥ पिंगलाक्षी, विशालाक्षी, समृद्धि, वृद्धि, श्रद्धा, स्वाहा, स्वधा, अभिख्या, माया, संज्ञा, वसुन्धरा॥६॥लोक
धात्री, सावित्री, गायत्री, त्रिदशेश्वरी, सुरूपा, बहुरूपा, स्कंदमाता, अच्युतप्रिया॥७॥ विमला, अमला, अरुणी, पुनरारुणी, प्रकृति, विकृति, सृष्टि, स्थिति, संहृति॥८॥

०भा०

३१ ॥

सन्ध्या, माता, सती, हंसी, मार्दिका, वज्रिका, देवमाता, भगवती, देवकी, कमलासना ॥९॥ चित्रमुखी, सप्तमुखी, अन्या, सुरासुरविमर्दिनी, लम्बोष्ठी, ऊर्ध्वकेशी बहुशीर्षा, वृकोदरी ॥१०॥ रथरेखा, शशिरेखा, गगनवेगा, पवनवेगा ॥ ११ ॥ अग्रेभुवनपाला, मदनातुरा, अनंगा, अनंगमथना, अनंगमेखला ॥ १२ ॥ अनंगकुसुमा, विश्वरूपा, सुरादिका, क्षयंकारी शक्ति, अक्षोभ्या ॥१३॥ सत्यवादिनी, बहुरूपा, शुचिव्रता, उदारा, वागीशी यह ६४शक्ति हैं ॥१४॥ इनके यह सबका प्रकाशमान उज्ज्वल जिह्वा है अनेक मुखसे अग्नि निर्गत होती है हम सब जल पीजांय, अग्निका संहार करजांय॥१५॥पवनको स्तंभित करदें, सब जगत्को

सन्ध्यामातासती हंसीमार्दिकावज्रिकापरा॥देवमाताभगवतीदेवकीकमलासना ॥९॥ त्रिमुखीसप्तमुख्यन्यासुरासुरविमर्दिनी ॥ लंबोष्ठीचोर्ध्वकेशीचबहुशीर्षावृकोदरी॥ १०॥ रथरेखाह्वयापश्चाच्छशिरेखातथापरा ॥ गगनवेगापवनवेगाचैवततःपरम् ॥११॥ अग्रेभुवनपालास्यात्तत्पश्चान्मदनातुरा ॥ अनंगानंगमथनातथैवानंगमेखला ॥१२ ॥ अनंगकुसुमापश्चाद्विश्वरूपासुरादिका ॥ क्षयंकरीभवेच्छक्तिरक्षोभ्याचततःपरम् ॥१३ ॥ सत्यवादिन्यथप्रोक्ताबहुरूपाशुचिव्रता ॥उदाराख्याचवागीशीचतुष्पष्टिमिताःस्मृताः ॥१४॥ ज्वलज्जिह्वाननाःसर्वावमंत्योवह्निमुल्बणम् ॥ जलंपिबामःसकलंसंहरामोविभावसुम् ॥ १५ ॥ पवनंस्तंभयामोद्यभक्षयामोऽखिलंजगत् ॥ इतिवाचंसंगिरंतेक्रोधसंरक्तलोचनाः ॥ १६ ॥ चापबाणधराःसर्वायुद्धायैवोत्सुकाःसदा ॥ दंष्ट्राकटकटारावैर्बधिरीकृतदिङ्मुखाः ॥ १७ ॥ पिंगोर्ध्वकेश्यःसंप्रोक्ताश्चापबाणकराःसदा ॥ शताक्षौहिणिकासेनाप्येकैकस्याःप्रकीर्तिता ॥ १८ ॥ एकैकशक्तेःसामर्थ्यंलक्षब्रह्मांडनाशने ॥ शताक्षौहिणिकासेनाताद्दशीनृपसत्तम ॥१९॥ किंनकुर्याज्जगत्यस्मिन्नशक्यंवक्तुमेवतत्॥ सर्वापियुद्धसामग्रीतस्मिन्सालेस्थितामुने ॥२०॥ रथानांगणनानास्तिहयानांकरिणां तथा ॥ शस्त्राणांगणनातद्वद्गणानांगणनातथा ॥२१॥ पद्मरागमयादग्रेगोमेदमणिनिर्मितः ॥ दशयोजनदैर्घ्येणप्राकारोवर्ततेमहान् ॥ २२ ॥

भक्षण करजांय, क्रोधसे लालनेत्र किये सब कोई यह वचन कहती है ॥ १६ ॥ सब चाप बाण धारण किये सदा युद्धको उत्सुक रहती हैं उनकी डाढोंके कटकट शब्दसे दिशा शब्दायमान होती है ॥१७॥ पीले और ऊर्ध्वकेशवाली धनुष बाण धारे एक एकके निकट सौ सौ अक्षौहिणी सेना है ॥१८॥ एक एक शक्तिमें लाख ब्रह्माण्ड नाश करनेकी सामर्थ्य है हे राजन् ! वैसीही सौ अक्षौहिणीवाली सेना है ॥१९॥ यह इच्छा करनेसे इस जगत्में क्या नहीं करसकती सो कौन कह सकता है? हे मुने! उस प्राकारमें सब युद्धकी सामग्री स्थित है॥ २०॥रथ, हाथी, घोड़े, शस्त्र, और गणोंकी गणना कौन कर सकता है॥ २१॥पद्मराग परकोटेके

आगे गोमेदका परकोटा दशयोजनमें महान् वर्तमान है ॥२२॥ प्रकाशमान जपाके फूलकेसमान कान्तिमान् है मध्यकी भूमिभी वैसीहीहै वहांके वासी और भवन गोमेदसेही कल्पित है ॥२३॥ पक्षी, श्रेष्ठस्तंभ, बावडी, सरोवर यह कुंकुमकी समान रक्तवर्ण गोमेदसेही कल्पित हैं ॥२४॥ उसके मध्य महादेवीकी बत्तीसशक्ति है जो अनेक शस्त्रोंके प्रहारवाली गोमेदजटित भूषण पहरे हैं ॥ २५॥ यह प्रत्येक लोकनिवासिनी चारों ओरसे घेरे हैं अर्थात् एक एक शक्तिकी दश दश अक्षौहिणी सेना है, उनसे युक्त एक एक लोक है इसप्रकार ३२ लोक उस परकोटेमें चिन्तामणि घरको चारों ओरसे घेरकर स्थित है. हे राजन् ! गोमेदके परकोटेमे पिशाच मुखा ॥२६॥ उस शक्तिलोकनिवासियों द्वारा वे चक्रधारिणी पूजित होती हैं क्रोधसे लालनेत्र किये छेदन भेदन करो दहनकरो॥२७॥ इसप्रकार वचनको

भास्वज्जपाप्रसूनाभोमध्यभूस्तस्यताहशी ॥ गोमेदकल्पितान्येवतद्वासिसदनानिच ॥ २३ ॥ पक्षिणःस्तंभवर्याश्चवृक्षावाप्यःसरांसिच ॥ गोमेदकल्पिताएवकुंकुमारुणविग्रहाः ॥२४॥ तन्मध्यस्थामहादेव्योद्वात्रिंशच्छक्तयःस्मृताः ॥ नानाशस्त्रप्रहरणागोमेदमणिभूषिताः ॥२५॥ प्रत्येकलोकवासिन्यःपरिवार्यसमंततः ॥ गोमेदसालेसन्नद्धापिशाचवदनानृप ॥ २६॥ स्वलोकवासिभिर्नित्यंपूजिताश्चक्रबाहवः ॥ क्रोधरक्तेक्षणाभिंधिपचच्छिंधिदहेतिच ॥२७॥ वदंतिसततंवाचंयुद्धोत्सुकहृदंतराः ॥ एकैकस्यामहाशक्तेर्दशाक्षौहिणिकामता ॥ २८ ॥ सेनातत्राप्येकशक्तिर्लक्षब्रह्मांडनाशिनी ॥ तादृशीनांमहासेनावर्णनीयाकथंनृप ॥ २९ ॥ रथानांनैवगणनावाहनानांतथैवच ॥ सर्वयुद्धसमारंभस्तत्रदेव्याविराजते ॥ ३० ॥ तासांनामानिवक्ष्यामिपापनाशकराणिच ॥ विद्याह्रीपुष्टयःप्रज्ञासिनीवालीकुहूस्तथा ॥ ३१ ॥ रुद्रावीर्याप्रभानंदापोषिणीऋद्धिदाशुभा ॥ कालरात्रिर्महारात्रिर्भद्रकालीकपर्दिनी ॥ ३२ ॥ विकृतिर्दंडिमुण्डिन्यौसेंदुखंडाशिखंडिनी ॥ निशुंभशुंभमथिनीमहिषासुरमर्दिनी ॥ ३३ ॥ इन्द्राणीचैवरुद्राणीशंकरार्धशरीरिणी ॥ नारीनारायणीचैवत्रिशूलिन्यपिपालिनी ॥ ३४ ॥

युद्धमें उत्कट हो उच्चारण करती हैं एक एक महाशक्तिके पास-दश दश अक्षौहिणी सेना है॥२८॥ उनमें एक एक शक्ति लाख लाख ब्रह्माण्ड नाश करसकती है, फिर उस महासेनाके वर्णनकीतो कथाही क्या है॥२९॥ रथ वाहनकी गणनाही नहीं है वहां देवीके सब युद्धका आरंभ विराजमान है॥३०॥ पापनाशक उनके नाम कहता हूं सुनो—विद्या, ह्री, पुष्टि, प्रज्ञा, सिनीवाली, कुहू ॥३१॥ रुद्रवीर्या, प्रभा, नंदा, पोषिणी, ऋद्धिदा, शुभा, कालरात्रि, महारात्रि, भद्रकाली, कपर्दिनी, ॥ ३२ ॥ विकृति, दंडिनी, मुंडिनी, सेन्दुखण्डा, शिखण्डिनी, निशुंभशुंभमंथिनी, महिषासुरमर्दिनी ॥३३॥ इन्द्राणी, रुद्राणी, शंकरार्धशरीरिणी, नारी, नारायणी

त्रिशूलिनी, पालिनी॥ ३४॥अम्बिका,ह्लादिनी यह शक्तिये हैं,जो यह देवी क्रोध करें तो ब्रह्माण्डनाश करदे ॥ ३५॥ इनकी कभी कहीं पराजय नहीं है.गोमेदपर कोटके आगे हीरेका प्राकार है॥ ३६॥यह दशयोजन ऊंचा गोपुरद्वार सम्पन्न है,इसमे शृंखलाबद्ध किवाँड लगे हैं नवीन वृक्षोसे कान्तिमान् है ॥ ३७ ॥ इसपर कोटके मध्यकी भूमि हीरेमय है घर गली, बडे मार्ग ॥ ३८ ॥ वृक्ष, वेल,तरु और पक्षीभी वैसेही रंगके हैं दीर्घिकासमूह बावडी तालाव कूप है ॥ ३९ ॥ वहां श्रीभुवनेश्वरीकी दासी निवास करती है.एक परिचारिकाकी लाख लाख दासी सेवा करती हैं ॥४०॥ कोई तालका पंखा कोई प्याला हाथमें लिये कोई बडे गर्वसे

अंबिकाह्लादिनीपश्चादित्येवंशक्तयःस्मृताः ॥ यद्येताःकुपितादेव्यस्तदाब्रह्मांडनाशनम् ॥ ३५ ॥ पराजयोनचैतासांकदाचित्क्वचिदस्तिहि ॥ गोमेदकमयादग्रेसद्वज्रमणिनिर्मितः ॥ ३६ ॥ दशयोजनतुंगोऽसौगोपुरद्वारसंयुतः ॥ कपाटशृंखलाबद्धोनववृक्षसमुज्ज्वलः ॥ ३७ ॥ सालस्तन्मध्यभूम्यादिसर्वंहीरमयंस्मृतम् ॥ गृहाणिवीथयोरथ्यामहामार्गांगणानिच ॥ ३८ ॥ वृक्षालवालतरवःसारंगाअपितादृशाः ॥ दीर्घिकाश्रेणयोवाप्यस्तडागाःकूपसंयुताः ॥ ३९ ॥ तत्रश्रीभुवनेश्वर्यावसंतिपरिचारिकाः ॥ एकैकालक्षदासीभिःसेवितामदगर्विताः ॥४०॥ तालवृंतधराःकाश्चिच्चषकाढ्यकरांबुजाः ॥ काश्चित्तांबूलपात्राणिधारयंत्योऽतिगर्विताः ॥ ४१ ॥ काश्चित्तच्छत्रधारिण्यश्चामराणांविधारिकाः ॥ नानावस्त्रधराःकाश्चित्काश्चित्पुष्पकरांबुजाः ॥ ४२ ॥ नानादर्शकराःकाश्चित्काश्चित्कुंकुमलेपनम् ॥ धारयंत्यःकज्जलंचसिंदूरचषकंपराः ॥ ॥४३॥ काश्चिच्चित्रकनिर्मात्र्यःपादसंवाहनेरताः ॥ काश्चित्तुभूषाकारिण्योनानाभूषाधराःपराः ॥ ४४ ॥ पुष्पभूषणनिर्मात्र्यःपुष्पशृङ्गारकारिकाः ॥ नानाविलासचतुराबह्व्यएवंविधाःपराः ॥ ४५ ॥ निबद्धपरिधानीयायुवत्यःसकलाअपि ॥ देवीकृपालेशवशात्तुच्छीकृतजगत्रयाः ॥४६॥ एतादूत्यःस्मृतादेव्यःशृङ्गारमदगर्विताः ॥ तासांनामानिवक्ष्यामिशृणुमेनृपसत्तम ॥४७॥ अनंगरूपाप्रथमाप्यनंगमदनापरा ॥ तृतीयातुततःप्रोक्तासुंदरीमदनातुरा ॥ ४८ ॥

ताम्बल पात्र हाथमे लिये है॥ ४१॥कोई छत्र चामरधारे कोई अनेक वस्त्र और पुष्प कमल धारे है॥ ४२॥कोई अनेक दर्पण लिये कोई कुंकुम लेपन लगाये कोई कज्जल सिन्दूर और पानपात्र लिये हैं॥ ४३॥कोई चित्र बनानेमें तत्पर कोई पादसंवाहनमें रत कोई गहने बनानेवाली कोई अनेक भूषण धारे॥ ४४॥कोई पुष्पोंके भूषणबनानेवाली कोई फूलोंका शृंगार करनेवाली इसप्रकार अनेक विलासोंमें चतुर अनेक हैं॥ ४५॥सब कमर कसे सबही युवती हैं,देवीकी कृपादृष्टिके कारण तीनों लोकको तुच्छ मानती हैं॥ ४६॥जो शृंगारमदसे गर्वित देवीकी दूती हैं, हे राजन् ! मैं उनके नाम कहता हूं सुनो ॥ ४७ ॥ अनंगरूपा, अनंगमदना, सुन्दरी,

मदनातुरा ॥ ४८ ॥ भुवनवेगा, भुवनपालिका, सर्वशिशिरा, अनंगवेदना, अनंगमेखला ॥ ४९ ॥ यह बिजलीकी समान अंगवाली शब्दायमान मेखलावाली चरणोके मंजीरकी ध्वनिवाली बाहर भीतर इधर उधर चलती हुई ॥ ५० ॥ बिजलीकी समान सब इधर उधर धावमान होती शोभा पाती हैं यह वेत्रधारिणी सब कार्योंमें कुशल हैं ॥ ५१ ॥ प्राकारकी आठो दिशाओंमे प्राकारके बाहर अनेक वाहन और शस्त्रसहित इनके महल विराजते हैं ॥ ५२ ॥ वज्रके परकोटेके आगे वैदूर्य मणिका परकोटा है यह दशयोजन ऊंचा गोपुर और द्वारसे भूषित है ॥ ५३ ॥ वहांकी सब भूमि और घर वैदूर्यमय हैं गली छोटी बडी और महामार्ग सब वैदूर्यके निर्मित हैं ॥ ५४ ॥ बावडी कूप सरोवर नदियोंके किनारे तथा बालुका वैदूर्य मणिकी बनी है ॥ ५५ ॥ उसकी आठों दिशाओंमें सब

ततोभुवनवेगास्यात्तथाभुवनपालिका ॥ स्यात्सर्वशिशिरानंगवेदनानंगमेखला ॥ ४९ ॥ विद्युद्दामसमानांग्यःक्वणत्कांचीगुणान्विताः ॥ रणन्मंजीरचरणाबहिरंतरितस्ततः ॥ ५० ॥ धावमानास्तुशोभंतेसर्वाविद्युल्लतोपमाः ॥ कुशलाःसर्वकार्येषुवेत्रहस्ताःसमंततः ॥५१ ॥ अष्टदिक्षुतथैतासांप्राकाराद्बहिरेवच ॥ सदनानिविराजंतेनानावाहनहेतिभिः॥ ५२॥ वज्रसालादग्रभागेसालोवैदूर्यनिर्मितः ॥ दशयोजनतुंगोऽसौगोपुरद्वारभूषितः ॥ ५३ ॥ वैदूर्यभूमिःसर्वापिगृहाणिविविधानिच ॥ वीथ्योरथ्यामहामार्गाःसर्वेवैदूर्यनिर्मिताः ॥ ५४ ॥ वापीकूपतडागाश्चस्रवंतीनांतटानिच ॥ वालुकाचैवसर्वाऽपिवैदूर्यमणिनिर्मिता ॥ ५५ ॥ तत्राष्टदिक्षुपरितोब्राह्म्यादीनांचमंडलम् ॥ निजैर्गणैःपरिवृतंभ्राजतेनृपसत्तम॥५६॥प्रतिब्रह्मांडमातॄणांताःसमष्टयईरिताः ॥ ब्राह्मीमाहेश्वरीचैवकौमारीवैष्णवीतथा॥५७॥वाराहीचतथेंद्राणीचामुंडाःसप्तमातरः॥ अष्टमीतुमहालक्ष्मीर्नाम्नाप्रोक्तास्तुमातरः॥५८॥ ब्रह्मरुद्रादिदेवानांसमाकारास्तुताःस्मृताः ॥ जगत्कल्याणकारिण्यःस्वस्वसेनासमावृताः॥ ॥५९॥तत्सालस्यचतुर्द्वार्षुवाहनानिमहेशितुः॥सज्जानिनृपतेसंतिसालंकाराणिनित्यशः॥६०॥दंतिनःकोटिशोवाहाःकोटिशःशिबिकास्तथा॥ हंसाःसिंहाश्वगरुडामयूरावृषभास्तथा ॥६१॥ तैर्युक्ताःस्यंदनास्तद्वत्कोटिशोनृपनंदन ॥ पार्ष्णिग्राहसमायुक्ताध्वजैराकाशचुंबिनः ॥ ६२ ॥

ओर ब्राह्मी आदिका मंडल है. हे राजन् ! यह अपने गणोंके सहित शोभित होती हैं ॥ ५६ ॥ यह प्रत्येकब्रह्माण्डकी माताओंकी समष्टिरूप हैं. ब्राह्मी, माहेश्वरी कौमारी, वैष्णवी ॥ ५७ ॥ वाराही, इन्द्राणी, चामुण्डा, यह सात मातायें हैं आठवीं महालक्ष्मी नामक माता है ॥ ५८॥ यह ब्रह्मा रुद्रादि देवताओंके समान आकारवाली है यह जगत्‌की कल्याण कारिणी अपनी अपनी सेनाके सहित है ॥ ५९ ॥ हे राजन् ! इस परकोटेके चारों द्वारमें भवानीके अलंकार धारण किये वाहन सदा शोभा पाते है ॥ ६० ॥ कोटिशः हाथी, घोडे, पालकी, हंस, गरुड, मयूर, वृषभ ॥ ६१ ॥ हे राजन् ! इनके सहित कोटिशः रथ पार्ष्णिग्राहसे युक्तहैं जिनकी ध्वजायें आकाश चुम्बन करती है ॥ ६२ ॥

अनेक चिह्नोंसे युक्त कोटिशः विमान अनेकबाजे और महाध्वजासे सम्पन्नहैं॥६३॥वैडूर्यप्राकारसे आगे दशयोजन ऊंचा इन्द्रनीलमणिका परकोटा है ॥६४॥ उसके मध्यकी पृथ्वी छोटी वडी गली,महामार्ग,बावडी,कूप, सरोवर सब इसीमणिकेबने हैं॥६५॥उसमें कईयोजनके विस्तारमें एक कमल है जिसकी सोलह कली सुदर्शन चक्रके समान प्रकाशित है॥६६॥वहां सोलह शक्तियोंके अनेक प्रकारके स्थान हैं, वह सब सामग्रीसे युक्त वहां निवास करती हैं॥६७॥हे राजन्! उनके नाम कहता हूं सुनो कराली, विकराली, उमा, सरस्वती ॥६८॥ श्री, दुर्गा, उषा, लक्ष्मी, श्रुति, स्मृति, धृति,श्रद्धा, मेधा, मति,कांति,आर्या यह सोलह शक्ति

कोटिशस्तुविमानानिनानाचिह्नान्वितानिच॥ नानावादित्रयुक्तानिमहाध्वजयुतानिच ॥ ६३ ॥ वैडूर्यमणिसालस्याप्यग्रेसालःपरःस्मृतः ॥ दशयोजनतुंगोऽसाविंद्रनीलाश्मनिर्मितः ॥६४॥ तन्मध्यभूस्तथावीथ्योमहामार्गागृहाणिच॥ वापीकूपतडागाश्चसर्वेतन्मणिनिर्मिताः॥६५॥ तत्रपद्मतुसंप्रोक्तंबहुयोजनविस्तृतम् ॥ षोडशारंदीप्यमानंसुदर्शनमिवापरम् ॥ ६६ ॥ तत्रषोडशशक्तीनांस्थानानिविविधानिच ॥ सर्वोप स्करयुक्तानिसमृद्धानिवसंतिहि ॥ ६७॥ तासांनामानिवक्ष्यामिशृणुमेनृपसत्तम ॥ करालीविकरालीचतथोमाचसरस्वती॥ ६८॥ श्रीदुर्गोषा तथालक्ष्मीःश्रुतिश्चैवस्मृतिर्धृतिः ॥ श्रद्धामेधामतिःकांतिरार्याषोडशशक्तयः ॥ ६९ ॥ नीलजीमूतसंकाशाःकरवालकरांबुजाः ॥ समाः खेटकधारिण्योयुद्धोपक्रांतमानसाः ॥७०॥ सेनान्यःसकलाएताःश्रीदेव्याजगदीशितुः ॥ प्रतिब्रह्मांडसंस्थानांशक्तीनांनायिकाःस्मृताः॥७१॥ ब्रह्मांडक्षोभकारिण्योदेवीशक्त्युपबृंहिताः ॥ नानारथसमारूढानानाशक्तिभिरन्विताः ॥ ७२ ॥ एतत्पराक्रमंवक्तुंसहस्रास्योऽपिनक्षमः ॥ इंद्रनीलमहासालादग्रेतुबहुविस्तृतः ॥ ७३॥ मुक्ताप्राकारउदितोदशयोजनदैर्घ्यवान् ॥ मध्यभूःपूर्ववत्प्रोक्तातन्मध्येऽष्टदलांबुजम् ॥ ७४ ॥

हैं॥६९॥ यह नीलमेघके समान वर्णवाली हाथमें तलवार लिये, समा खेटक धारिणी युद्धमें मन लगाये ॥ ७० ॥ श्रीजगदीश्वरी देवीकी यह सब सेनानायिकाहैं यह प्रति ब्रह्माण्डमें स्थित शक्तियोंकी अधीश्वरी है॥७१॥यह ब्रह्माण्डको क्षुभित करनेवाली देवीकी शक्तिसे सम्पन्न हैं अनेक रथोंमें आरूढ अनेक शक्तियोंसे युक्त है ॥७२॥इनका पराक्रम कहनेको शेषभी समर्थ नहीं है इन्द्रनील प्राकारके आगे बडे विस्तारमें ॥ ७३॥ दशयोजन दीर्घमोतियोंका परकोटा है मध्यकी भूमि

भी मोतियोंकी है उसके आगे बडा आठदलका कमल है ॥ ७४ ॥ जो मुक्तामणिके समूहोंसे आकीर्ण बहुत केशरवाला है वहां देवीके समान आकारवाली देवी
केसे आयुध धारे ॥ ७५ ॥ जगत्की वार्ताको प्रबोध करनेवाली आठ मंत्र कर्त्री हैं वह देवीके समान भोगवाली उसकी चेष्टाओंकी ज्ञाता पंडिता है ॥७६॥ सब
कार्यमें कुशल स्वामिकार्यमें परायण हैं वे देवीका अभिप्रायजाननेवाली चतुर अति सुन्दरी है ॥ ७७ ॥ प्रतिब्रह्माण्डवर्ती अनेक शक्तियोंसे युक्त हैं. वह अपनी
ज्ञानशक्तिसे प्राणियोंके समाचारको जानती है ॥ ७८ ॥ हे राजन्! सुनो मै उनके नाम कहता हूं, अनंगकुसुमातुरा ॥ ७९ ॥ अनंगमदना, अनंगमदनातुरा,

मुक्तामणिगणाकीर्णविस्तृतंतुसकेसरम् ॥ तत्रदेवीसमाकारादेव्यायुधधराःसदा ॥ ७५ ॥ संप्रोक्ताअष्टमंत्रिण्योजगद्वार्ताप्रबोधिकाः ॥ देवी
समानभोगास्ताइंगितज्ञास्तुपंडिताः ॥ ७६ ॥ कुशलाःसर्वकार्येषुस्वामिकार्यपरायणाः ॥ देव्यभिप्रायबोध्यस्ताश्चतुराअतिसुंदराः ॥७७॥
नानाशक्तिसमायुक्ताःप्रतिब्रह्मांडवर्तिनाम् ॥ प्राणिनांताःसमाचारंज्ञानशक्त्याविदंतिच ॥ ७८॥ तासांनामानिवक्ष्यामिमत्तःशृणुनृपोत्तम ॥
अनंगकुसुमाप्रोक्ताप्यनंगकुसुमातुरा ॥ ७९ ॥ अनंगमदनातद्वदनंगमदनातुरा ॥ भुवनपालागगनवेगाचैवततःपरम् ॥ ८० ॥ शशिरेखाचग
गनरेखाचैवततःपरम् ॥ पाशांकुशवराभीतिधराअरुणविग्रहाः ॥ ८१ ॥ विश्वसंबंधिनींवार्तांबोधयंतिप्रतिक्षणम् ॥ मुक्तासालादग्रभागेम
हामारकतोपरः ॥ ८२ ॥ सालोत्तमःसमुद्दिष्टोदशयोजनदैर्घ्यवान् ॥ नानासौभाग्यसंयुक्तोनानाभोगसमन्वितः ॥ ८३ ॥ मध्यभूस्तादृशी
प्रोक्तासदनानितथैवच ॥ षट्कोणमत्रविस्तीर्णंकोणस्थादेवताःशृणु ॥ ८४ ॥ पूर्वकोणेचतुर्वक्त्रोगायत्रीसहितोविधिः ॥ कुंडिकाक्षगुणाभी
तिदंडायुधधरःपरः ॥ ८५ ॥ तदायुधधरादेवीगायत्रीपरदेवता ॥ वेदाःसर्वेमूर्तिमंतःशास्त्राणिविविधानिच ॥ ८६ ॥

भुवनपाला, गगनवेगा ॥ ८० ॥ शशिरेखा, गगनरेखा, यह सब पाश अंकुश वर अभयधारे अरुणशरीर है ॥ ८१ ॥ प्रतिक्षण संसार सम्बंधिनी वार्ताको
बोधन करती है मुक्ताप्राकारके आगे महामरकत मणिका परकोटा है ॥ ८२ ॥ वह परमोत्तम दशयोजन दीर्घ है अनेक सौभाग्य और भोगसे युक्त है ॥ ८३ ॥
मध्यकी भूमि और घरभी महामरकतमणिके है इसमें षट्कोणकी विस्तीर्ण रचना है उसके कोणमें स्थित देवता सुनो ॥ ८४ ॥ पूर्वकोणमें गायत्रीके सहित चतु
र्मुख ब्रह्माहै जो कमंडलु अक्षमाला अक्षसूत्र अभय और दंड आयुध धारे हैं ॥८५॥ वही आयुध धारे परदेवता गायत्री है मूर्तिमान सबवेद अनेक शास्त्र॥८६॥

स्मृति और पुराण सब मूर्तिमान है, जो ब्रह्मविग्रह, ब्रह्मावतार गायत्रीविग्रह ॥ ८७ ॥ व्याहृतियोंके विग्रह हैं, वे सदा वहां निवास करते हैं नैर्ऋत्यकोणमें शंख, चक्र, गदा, पद्म हाथमें लिये ॥ ८८ ॥ सावित्री और उसी प्रकार महाविष्णु वर्तते है, जो विष्णुके मत्स्य कूर्मादि विग्रह है ॥ ८९ ॥ और जो सावित्रीके विग्रह हैं वे सब वहां निवास करते है वायुकोणमे परशु अक्षमाला अभयवरसे युक्त ॥ ९० ॥ महारुद्र वर्तते हैं वैसेही उनके साथ सरस्वती है जो दक्षिणा मूर्ति आदि रुद्रके विग्रह है ॥ ९१ ॥ तथा जो गौरीभेद है वे सब वहां निवास करते है चौंसठ आगम तथा जो दूसरे आगम है ॥ ९२ ॥ वे सब मूर्तिमान्

स्मृतयश्चपुराणानिमूर्तिमंतिवसंतिहि ॥ येब्रह्मविग्रहाःसंतिगायत्रीविग्रहाश्चये ॥ ८७ ॥ व्याहृतीनांविग्रहाश्चतेनित्यंतत्रसंतिहि ॥ रक्षःकोणेशंखचक्रगदांबुजकरांबुजा ॥८८॥ सावित्रीवर्ततेतत्रमहाविष्णुश्चतादृशः॥येविष्णुविग्रहाःसंतिमत्स्यकूर्मादयोखिलाः॥८९॥ सावित्रीविग्रहायेचतेसर्वेतत्रसंतिहि ॥ वायुकोणेपरश्वक्षमालाभयवरान्वितः ॥ ९० ॥ महारुद्रोवर्ततेऽत्रसरस्वत्यपितादृशी ॥ येयेतुरुद्रभेदाःस्युर्दक्षिणास्यादयोनृप ॥ ९१॥ गौरीभेदाश्चयेसर्वेतेतत्रनिवसंतिहि ॥ चतुःषष्ट्यागमायेचयेचान्येप्यागमाःस्मृताः ॥ ९२ ॥ तेसर्वेमूर्तिमंतश्चतत्रवैनिवसंतिहि॥ अग्निकोणेरत्नकुंभंतथामणिकरंडकम् ॥९३॥ दधानोनिजहस्ताभ्यांकुबेरोधनदायकः ॥ नानावीथीसमायुक्तोमहालक्ष्मीसमन्वितः ॥ ९४ ॥ देव्यानिधिपतिस्त्वास्तेस्वगुणैःपरिवेष्टितः ॥ वारुणेतुमहाकोणेमदनोरतिसंयुतः ॥ ९५ ॥ पाशांकुशधनुर्बाणधरोनित्यंविराजते ॥ शृंगारामूर्तिमंतस्तुतत्रसन्निहिताःसदा ॥ ९६ ॥ ईशानकोणेविघ्नेशोनित्यंपुष्टिसमन्वितः ॥ पाशांकुशधरोवीरोविघ्नहर्ताविराजते ॥ ९७ ॥ विभूतयोगणेशस्ययायाःसंतिनृपोत्तम ॥ ताःसर्वानिवसंत्यत्रमहैश्वर्यसमन्विताः ॥ ९८ ॥ प्रतिब्रह्मांडसंस्थानांब्रह्मादीनांसमष्टयः ॥ एतेब्रह्मादयःप्रोक्ताःसेवंतेजगदीश्वरीम् ॥ ९९ ॥

होकर वहां निवास करते हैं. अग्निकोणमें रत्नकुंड तथा मणिकरंडक ॥ ९३ ॥ अपने हाथमें धारण किये धननायक कुबेर अनेक वीथी और महालक्ष्मीके सहित ॥ ९४ ॥ अपने गुणोंसे युक्त देवीका निधिपति स्थित है. पश्चिमके महाकोणमें कामदेव रतिके सहित ॥ ९५ ॥ पाश अंकुश धनुर्बाण लिये नित्य विराजमान होता है सब शृंगार मूर्तिमान् होकर वहां स्थित हैं ॥ ९६ ॥ ईशान कोणमें विघ्नेश नित्य पुष्टिसहित पाश अंकुश धारे वीरवेष विघ्नहरता विराजमान होते हैं ॥ ९७ ॥ हे राजन् ! जो जो गणेशकी विभूति हैं वह महा ऐश्वर्यमहित वहां निवास करती हैं ॥ ९८ ॥ प्रतिब्रह्माण्डमें रहनेवाले ब्रह्मादिकी समष्टि है वे सब

ब्रह्मादिक परमेश्वरीका सेवन करते है॥ ९९॥ महामरकतमणिके परकोटेके आगे शतयोजनका दीर्घ कुंकुमकीसमान रक्तवर्ण मूँगोंका परकोटाहै॥ १००॥ उसके मध्यकी भूमि तथा स्थान भी मूँगोंकेहै उसके मध्यमें पॉच भूतोकी पांच स्वामिनी है॥ १॥ हल्लेखा, गगना, रक्ता, करालिका, महोच्छुष्मा यह पांच भूतोंकी समान कांतिवालीहैं ॥ २॥ पाश अंकुश वर अभय धारण किये मितभूषण पहरे देवीके समान वेष धारे नवयौवनसे गर्वित वहां निवास करती हैं॥ ३॥ हे राजन् ! प्रवालपरकोटेके आगे बहुत योजनके विस्तारमें नवरत्नका परकोटा है ॥ ४॥ वहां पूर्वआम्नाय पश्चिम आम्नाय दक्षिणआम्नाय उत्तर ऊर्ध्व आम्नाय देवियोंके बहुत स्थान है वहांके तडाग सरोवरभी नवर त्नोंकेही हैं ॥ ५ ॥ श्रीदेवीके अवतार पाशांकुशेश्वरी, भुवनेश्वरी, भैरवी, कपालभुवनेश्वरी, अंकुशभुवनेश्वरी, प्रसादभुवनेश्वरी, क्रोधभुवनेश्वरी, त्रिपुटा,

महामारकतस्याग्रेशतयोजनदैर्घ्यवान् ॥ प्रवालशालोस्त्यपरःकुंकुमारुणविग्रहः ॥१००॥ मध्यभूस्तादृशीप्रोक्तासदनानिचपूर्ववत् ॥ तन्मध्येपंचभूतानांस्वामिन्यःपंचसंतिच ॥१॥ हृल्लेखागगनारक्ताचतुर्थीतुकरालिका ॥ महोच्छुष्मापंचमीचपंचभूतसमप्रभाः ॥२॥ पाशांकुशवराभीतिधारिण्योमितभूषणाः ॥ देवीसमानवेषाढ्यानवयौवनगर्विताः॥३॥ प्रवालशालादग्रेतुनवरत्नविनिर्मितः ॥ बहुयोजनविस्तीर्णोमहाशालोऽस्तिभूमिप ॥४॥ तत्रचाम्नायदेवीनांसदनानिबहून्यपि ॥ नवरत्नमयान्येवतडागाश्चसरांसिच ॥५॥ श्रीदेव्यायेऽवताराःस्युस्तेतत्रनिवसंतिहि ॥ महाविद्यामहाभेदाःसंतितत्रैवभूमिप ॥ ६ ॥ निजावरणदेवीभिर्निजभूषणवाहनैः ॥ सर्वदेव्योविराजंतेकोटिसूर्यसमप्रभाः ॥ ७ ॥ सप्तकोटिमहामंत्रदेवताःसंतितत्रहि ॥ नवरत्नमयादग्रेचिंतामणिगृहंमहत् ॥ ८ ॥ तत्रत्यंवस्तुमात्रंतुचिंतामणिविनिर्मितम् ॥ सूर्योद्गारोपलैस्तद्वच्चंद्रोद्गारोपलैस्तथा॥९॥ विद्युत्प्रभोपलैःस्तंभाःकल्पितास्तुसहस्रशः ॥ येषांप्रभाभिरंतस्थंवस्तुकिंचिन्नदृश्यते॥११०॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणे द्वादशस्कंधे एकादशोऽध्यायः ॥११॥ व्यासउवाच ॥ तदेवदेवीसदनंमध्यभागेविराजते॥ सहस्रस्तंभसंयुक्ताश्चत्वारस्तेषुमंडपाः॥१॥

अश्वारूढा, नित्य क्लिन्ना, अन्नपूर्णा, त्वरिता आदि वहां निवास करते है ॥६॥ काली, तारा, षोडशी, भैरवी, मातंगी आदि दशों महाविद्या वहां निवास करती है. अपने आवरणकी देवियों द्वारा अपने भूषण वाहनोंके सहित कोटिसूर्यकी कान्तिवाली सब देवी विराजमान होती है ॥ ७ ॥ वहीं सात कोटि महा मंत्रोंके देवता निवास करते हैं. नवरत्नमय स्थानोंसे आगे चिन्तामणिनिर्मित बडा घर है॥ ८॥ वहांकी सम्पूर्ण वस्तु चिंतामणिकी बनी हुई हैं. सूर्यके समान कान्ति फैलानेवाले चन्द्रसमान कान्ति फैलानेवाले॥ ९॥ तथा विद्युत्समान कान्तिप्रकाश करनेवाले रत्नोके वहां सहस्रों स्तंभ है. जिनकी कान्तिसे वहांकी कोई वस्तु दिखाई नहीं देती॥ ११०॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायामेकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ छ॥ व्यासजी बोले यही मध्यभागमे देवीका स्थान विराजमान है. जो सहस्र स्तंभ

संयुक्त है उसमें चार मंडप हैं ॥ १॥ एक शृंगारमंडप, दूसरा मुक्तिमंडप,तीसरा ज्ञानमंडप, ॥२॥ चौथा एकान्तमंडप है.यह अनेक वितानोंसे संयुक्त और अनेक धूपोंसे धूपित है ॥३॥यह मंडप कोटिसूर्यके समान कांतिमान है उन मंडपोंके सब ओर केसरकी वाटी॥ ४॥मल्लिका,कुंद यह तीन वाटी लगी है जहां असंख्यात गंधमृग मदसे पूरित तथा मदस्रवन करते विचरते हैं॥५॥आगे उनके महापद्मोंकी अटवी,रत्नसोपाननिर्मित विराजमान हैं,जो सुधारससे पूर्ण हैं जिनपर मधुके लोभसे भौरे गुंजारते हैं ॥६॥हंस कारंडवोंसे युक्त किनारे सुगंधसे पूर्ण हैं.उन वाटिकाओंकी गंधसे मणिद्वीप सुवासित रहता है ॥७ ॥ शृंगारमंडपमें देविये सुन्दर स्वरसे गानकरती हैं.उस मंडपके मध्य देवी सिंहासनपर स्थित है पूर्वोक्त देवता सभासद हैं ॥८॥ मुक्तिमंडपमें स्थितहो सब ब्रह्माण्डके भक्तोंको मुक्त करती है तीसरेमंडपमे

शृंगारमंडपश्चैकोमुक्तिमंडपएवच ॥ ज्ञानमंडपसंज्ञस्तुतृतीयःपरिकीर्तितः॥२॥ एकांतमंडपश्चैवचतुर्थःपरिकीर्तितः॥नानावितानसंयुक्तानाना धूपैस्तुधूपिताः॥३॥ कोटिसूर्यसमाःकांत्याभ्राजंतेमंडपाःशुभाः ॥तन्मंडपानांपरितःकाश्मीरवनिकास्मृता ॥४॥ मल्लिकाकुंदवनिकायत्रपुष्क लकाःस्थिताः ॥ असंख्यातामृगमदैःपूरितास्तत्स्रवानृप॥५॥ महापद्माटवीतद्वद्रत्नसोपाननिर्मिता ॥ सुधारसेनसंपूर्णागुंजन्मत्तमधुव्रता ॥६॥ हंसकारंडवाकीर्णागंधपूरितदिक्तटा॥वनिकानांसुगंधैस्तुमणिद्वीपंसुवासितम् ॥७॥शृंगारमंडपेदेव्योगायंतिविविधैःस्वरैः॥सभासदोदेववशाम ध्येश्रीजगदंबिका॥८॥ मुक्तिमंडपमध्येतुमोचयत्यनिशंशिवा ॥ज्ञानोपदेशंकुरुतेतृतीयेनृपमंडपे॥९॥ चतुर्थमंडपेचैवजगद्रक्षाविचिंतनम्॥मं त्रिणीसहितानित्यंकरोतिजगदंबिका॥१०॥ चिंतामणिगृहेराजञ्छक्तितत्त्वात्मकैःपरैः ॥ सोपानैर्दशभिर्युक्तोमंचकोप्यधिराजते ॥११॥ ब्रह्मा विष्णुश्चरुद्रश्चईश्वरश्चसदाशिवः ॥ एतेमंचखुराःप्रोक्ताःफलकस्तुसदाशिवः ॥ १२ ॥ तस्योपरिमहादेवोभुवनेशोविराजते ॥ यादेवीनिजली लार्थंद्विधाभूताबभूवह ॥ १३ ॥

अपने भक्तोंको ज्ञान उपदेश करती है.जो निजब्रह्मरूप विषयक ज्ञान है ॥९॥ चौथेमंडपमें स्थितहो मंत्रिणियोंके सहित जगत्‌रक्षाका विचार करती है॥१०॥ हे राजन् ! चिन्तामणिमन्दिरम शक्तितत्त्वात्मक दशसोपानोंसे युक्त एक सिंहासन है,निवृत्ति आदि पांच कला, बिन्दुकला, नादशक्ति,सदापूर्वा शिवप्रकृति इनही मूल प्रकृति भुवनेश्वरीके दशतत्त्वोंसे दशसोपानयुक्त मंच निर्मित है ॥ ११ ॥ ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर, यह चार इस मंचके पायेस्वरूप हैं और सदाशिव फल कस्थानी हैं ॥ १२॥ इसके ऊपर भुवनेश महादेव विराजते हैं जो भुवनेश्वरी अपनी लीलाके निमित्त द्विधाभूत होती है. उसका दक्षिणभाग यह भुवनेश्वर है

एकही साम्यावस्थामें स्थित मायाशबलब्रह्मरूपिणी भगवती भुवनेश्वरी भुवनेश्वररूपसे प्रादुर्भूत हुई है ॥ १३ ॥ सृष्टिकी आदिमें होकर यह महेश्वर उसका अर्धांग है कन्दर्पदर्पके नाशनेमें उद्यत कोटि कन्दर्पके समान सुन्दर ॥ १४ ॥ पंचमुख तीननेत्र मणिभूषणोंसे भूषित हारिण, अभय, परशु, वर अपनी भुजाओंमें धारण किये ॥ १५ ॥ षोडश वर्षकी अवस्थावाले वह सर्वेश्वरदेव है, कोटि सूर्यके समान कान्तिमान् कोटिचन्द्रके समान शीतल ॥ १६ ॥ शुद्ध स्फटिक मणिके समान कान्तिमान् तीननेत्र शीतलद्युति जिनके बाईं ओर श्रीभुवनेश्वरी स्थित हैं ॥ १७ ॥ नवरत्न समूहोंसे व्याप्त कांचीमेखलासे विराजित तपे सुवर्णसे बने और जडे वैदूर्य अंगदकी भूषणवाली ॥१८॥ सुवर्णका दीप्यमान श्रीचक्र तदाकारके जो ताटंक कर्णभूषणोंसे जिनका मुख सुन्दर होरहाहै और ललाटकी कांतिके ऐश्वर्यसे

सृष्ट्यादौतुसएवायंतदर्धांगोमहेश्वरः ॥ कंदर्पदर्पनाशोद्यत्कोटिकंदर्पसुंदरः ॥ १४ ॥ पंचवक्त्रस्त्रिनेत्रश्चमणिभूषणभूषितः ॥ हरिणाभीतिपरशू न्वरंचनिजबाहुभिः ॥ १५ ॥ दधानःषोडशाब्दोऽसौदेवःसर्वेश्वरोमहान् ॥ कोटिसूर्यप्रतीकाशश्चंद्रकोटिसुशीतलः ॥ १६ ॥ शुद्धस्फटिकसं काशस्त्रिनेत्रःशीतलद्युतिः ॥ वामांकेसन्निषण्णाऽस्यदेवीश्रीभुवनेश्वरी ॥१७॥ नवरत्नगणाकीर्णकांचीदामविराजिता ॥ तप्तकांचनसन्नद्धवैदू र्यांगदभूषणा ॥ १८ ॥ कनच्छ्रीचक्रताटंकविटंकवदनांबुजा ॥ ललाटकांतिविभवविजितार्धसुधाकरा ॥ १९ ॥ बिंबकांतितिरस्कारिरदच्छ दविराजिता ॥ लसत्कुंकुमकस्तूरीतिलकोद्भासितानना ॥ २० ॥ दिव्यचूडामणिस्फारचंचच्चंद्रकसूर्यका ॥ उद्यत्कविसमस्वच्छनासाभरण भासुरा ॥ २१ ॥ चिंताकलंबितस्वच्छमुक्तागुच्छविराजिता ॥ पाटीरपंककर्पूरकुंकुमालंकृतस्तनी॥२२॥ विचित्रविविधाकल्पाकंबुसंकाशकं धरा॥दाडिमीफलबीजाभदंतपंक्तिविराजिता॥२३॥ अनर्घ्यरत्नघटितमुकुटांचितमस्तका ॥ मत्तालिमालाविलसदलकाढ्यमुखांबुजा ॥२४॥

जिसने अर्धचन्द्रको जय करलिया ॥ १९ ॥ बिम्बकांतिको तिरस्कार करनेवाले जो ओष्ठपुट तिससे विराजमान श्रेष्ठ कुंकुम कस्तूरीके तिलकसे प्रकाश मुखवाली॥२०॥दिव्य चूडामणि शिरोभूषणमे चन्द्र सूर्यनामक भूषणोंसे सम्पन्न उदित शुक्रके समान नासाभूषणसे संयुक्त॥२१॥चिन्तानामक कंठभूषणमें लम्बाय मान स्वच्छ मोतियोंके गुच्छेसे विराजित पाटीरपंक, कर्पूर और कुंकुमसे अलंकृत स्तनवाली ॥ २२ ॥ विचित्र अनेक प्रकारके कल्पवाली, शंखके समान गर्दन दाडिमी फलके बीजके समान कान्तिमान दांतोंकी पंक्तिसे विराजित ॥ २३ ॥ बडे रत्नोंके मूल्यसे बने मुकुटसे जिनका मस्तक शोभित, मत्तभ्रमरमालासी जिनके मुखकी अलकावली शोभित होरही है ॥ २४ ॥

श्यामतासे निर्मुक्त शरच्चन्द्रके कान्तिकी समान मुखवाली गंगाके आवर्तकी समान गभीर नाभिसे शोभित ॥ २५ ॥ माणिक्य जडी अँगुठीसे शोभायमान, कमल दलकी समान आकारवाले तीन नेत्रोंसे सुन्दर ॥ २६ ॥ शाणपर धरे महाराग पद्मरागमणिके समान उज्ज्वल कांतिवाली रत्नोंकी किंकिणी और रत्नोके कंकणसे शोभित ॥ २७ ॥ मणि मोतियोंकी मालामें विद्यमान अमूल्य पदक पंक्तिसे शोभित और रत्नांगुलियों अर्थात् मुद्रिकाके रत्नोंकी निकली कान्तिसे जिनके कर शोभित होरहे हैं ॥ २८ ॥ कंचुकीमें गुम्फित अनेक रत्नोंकी विस्तृत कांतिसे शोभित, मल्लिकाकी सुगन्धिवाला जो धम्मिल्ल ( केशपाश ) उसमें स्थित मल्लिका मालापर भ्रमण करते हुए भ्रमरसमूहसे युक्त ॥ २९ ॥ गोल निबिड ( सघन ) ऊंचे कुचभारसे आलसको प्रात शिवा भवानी वर, पाश, अंकुश

कलंककार्श्यनिर्मुक्तशरच्चंद्रनिभानना ॥ जाह्नवीसलिलावर्तशोभिनाभिविभूषिता ॥ २५ ॥ माणिक्यशकलाबद्धमुद्रिकांगुलिभूपिता ॥ पुंडरीकदलाकारनयनत्रयसुंदरी ॥ २६ ॥ कल्पिताच्छमहारागपद्मरागोज्ज्वलप्रभा ॥ रत्नकिंकिणिकायुक्तरत्नकंकणशोभिता ॥ २७ ॥ मणिमुक्तासरापारलसत्पदकसंततिः ॥ रत्नांगुलिप्रविततप्रभाजाललसत्करा ॥ २८ ॥ कंचुकीगुंफितापारनानारत्नततिद्युतिः ॥ मल्लिकामोदिधम्मिल्लमल्लिकालिसरावृता ॥ २९ ॥ सुवृत्तनिबिडोत्तुंगकुचभारालसाशिवा ॥ वरपाशांकुशाभीतिलसद्बाहुचतुष्टया ॥ ३० ॥ सर्वशृंगारवेषाढ्यासुकुमारांगवल्लरी ॥ सौंदर्यधारासर्वस्वानिर्व्याजकरुणामयी ॥ ३१ ॥ निजसंलापमाधुर्यविनिर्भर्त्सितकच्छपी ॥ कोटिकोटिरवींदूनां कांतियाबिभ्रतीपरा ॥ ३२ ॥ नानासखीभिर्दासीभिस्तथादेवांगनादिभिः ॥ सर्वाभिर्देवताभिस्तुसमंतात्परिवेष्टिता ॥ ३३ ॥ इच्छाशक्त्याज्ञानशक्त्याक्रियाशक्त्यासमन्विता ॥ लज्जातुष्टिस्तथापुष्टिःकीर्तिःकांतिःक्षमादया ॥ ३४ ॥ बुद्धिर्मेधास्मृतिर्लक्ष्मीर्मूर्तिमत्योंगनाःस्मृताः ॥ जयाचविजयाचैवाप्यजिताचापराजिता ॥ ३५ ॥ नित्याविलासिनीदोग्ध्रीत्वघोरामंगलानवा ॥ पीठशक्तयएतास्तुसेवंतेयांपरांबिकाम् ॥ ३६ ॥

अभयसे जिनकी चारोंभुजा शोभायमान हैं ॥ ३० ॥ सब शृंगार वेषसे सम्पन्न सुकुमार अंगवाली, सौन्दर्य धाराकी सर्वस्वरूप विना हेतुकेही करुणावाली ॥ ३१ ॥ अपने संलापकी माधुरीनादसे वीणाको लज्जित करनेवाले कोटि कोटि चन्द्र सूर्यकी कांति धारण करनेवाली ॥ ३२ ॥ अनेक सखी, दासी, देवांगना तथा सब देवताओंसे चारों ओर वेष्टित ॥ ३३ ॥ इच्छा शक्ति, ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्तिसे युक्त लज्जा, पुष्टि, तुष्टि, कीर्ति, कांति, क्षमा, दया ॥ ३४ ॥ बुद्धि, मेधा, स्मृति, लक्ष्मी यह सब मूर्तिमान् अंगनायें स्थित है. जया विजया, अजिता, अपराजिता ॥ ३५ ॥ नित्या, विलासिनी, दोग्ध्री, अघोरा, मंगला, नवा यह पीठशक्तियें हैं, जो परा अम्बिकाका सेवनकरती हैं ॥ ३६ ॥

जिसके पार्श्वभागमें शंख और पद्मक निधियें विद्यमान हैं जिनसे नवरत्न और कांचनस्रावी नदी वहन करती हैं, ॥ ३७ ॥ तथा सातधातुकी बहानेवाली नदियें
निधियोंसे निर्गत होती हैं. हे राजन् ! वह सब सुधासागर पर्यन्त वहती हैं ॥ ३८ ॥ वह महेशानी देवी उनके वामअंकमें विराजमान हैं इन्हींके संगसे महेशको
सर्वेशत्व प्राप्त है इसमें अन्यथा नहीं ॥ ३९ ॥ हे राजन् ! इस चिन्तामणिगृहका प्रमाण सुनो सहस्रयोजनके आयाम ( विस्तारोंमें ) हैं ॥ ४० ॥ उसके उत्तर
महापरकोटे लम्बावमें उससे दूने हैं. यह अन्तरिक्षमें स्थित निराधारमे विराजमान हैं ॥ ४१ ॥ यह निरन्तर संकुचित और विकसित होसकता है यह कार्यवश

यस्यास्तुपार्श्वभागेस्तोनिधीतौशंखपद्मकौ ॥ नवरत्नवहानद्यस्तथावैकांचनस्रवाः ॥३७॥ सप्तधातुवहानद्योनिधिभ्यांतुविनिर्गताः ॥ सुधा
सिंध्वंतगामिन्यस्ताःसर्वानृपसत्तम ॥ ३८॥ सादेवीभुवनेशानीतद्वामांकेविराजते ॥ सर्वेशत्वंमहेशस्ययत्संगादेवनान्यथा ॥३९॥ चिंता
मणिगृहस्याऽस्यप्रमाणंशृणुभूमिप ॥ सहस्रयोजनायाममहांतस्तत्प्रचक्षते ॥ ४० ॥ तदुत्तरेमहाशालाःपूर्वस्माद्द्विगुणाःस्मृताः ॥ अंतरिक्षगतं
त्वेतन्निराधारंविराजते ॥ ४१॥ संकोचश्चविकाशश्चजायतेऽस्यनिरंतरम् ॥ पटवत्कार्यवशतःप्रलयेसर्जनेतथा ॥ ४२ ॥ शालानांचैवसर्वेषांसर्व
कांतिपरावधि ॥ चिंतामणिगृहंप्रोक्तंयत्रदेवीमहोमयी ॥ ४३ ॥ येयेउपासकाःसंतिप्रतिब्रह्मांडवर्तिनः ॥ देवेषुनागलोकेषुमनुष्येष्वितरेषुच ॥
॥ ४४ ॥ श्रीदेव्यास्तेचसर्वेपिव्रजंत्यत्रैवभूमिप ॥ देवीक्षेत्रेयेत्यजतिप्राणान्देव्यर्चनेरताः ॥ ४५ ॥ तेसर्वेयांतितत्रैवयत्रदेवीमहोत्सवा ॥ घृत
कुल्यादुग्धकुल्यादधिकुल्यामधुस्रवाः ॥ ४६ ॥ स्यंदंतिसरितःसर्वास्तथामृतवहाःपराः ॥ द्राक्षारसवहाःकाश्चिज्जंबूरसवहाःपराः ॥ ४७ ॥
आम्रेक्षुरसवाहिन्योनद्यस्तास्तुसहस्रशः ॥ मनोरथफलावृक्षावाप्यःकूपास्तथैवच ॥ ४८ ॥

सृष्टिकी आदिमें पटवत् फैलता और प्रलयमे संकुचित होजाता है ॥ ४२ ॥ सब परकोटोंकी कान्तिकी यह चिन्तामणि मन्दिर परम अवधि है, जहां महाप्रभावा
देवी निवास करती है ॥ ४३ ॥ प्रतिब्रह्माण्डके रहनेवाले जो जो उपासक है. देवलोक नागलोक तथा मनुष्यलोकमे हैं ॥ ४४ ॥ हे राजन् ! वह सब यहीं
श्रीदेवीके निकट प्राप्त होते है. जो देवीके पूजनमें तत्पर देवीके क्षेत्रमें प्राणत्यागन करते हैं ॥ ४५ ॥ वह सब वहीं जाते है जहां देवीका महोत्सव है, वहाँ घृत
कुल्या मधुकुल्या दधिकुल्या मधुकी बहाने वाली है ॥ ४६ ॥ सब नदी अमृतकी वहानेवाली हैं, कोई द्राक्षारस कोई जम्बूरस बहानेवाली है ॥ ४७ ॥ आम
ईखके रसवाली सहस्रों नदियां है, मनोरथ फलनेवाले वृक्ष बावडी और कूप हैं ॥ ४८ ॥



जो यथेष्ट पान फलके देनेवाले हैं, जिनमें कुछ भी न्यूनता नहीं होती, रोग पलित और जरा नहीं होती ॥ ४९ ॥ चिन्ता मात्सर्य काम क्रोधादिक नहीं हैं, सहस्र सूर्यके समान कान्तिमान् वहांके पुरुष स्त्रीसहित सदा युवा रहते हैं ॥ ५० ॥ वह श्रीभुवनेश्वरीका नित्य भजन करते हैं, कोई सालोक्य कोई सामीप्य मुक्तिको प्राप्तहुए ॥ ५१ ॥ कोई सारूप्य और कोई सार्ष्टि मुक्तिको प्राप्तहुए हैं, प्रतिब्रह्माण्डवर्ती वहां जितने देवता हैं ॥ ५२ ॥ वहां उनकी समष्टि सब श्रीजगदीश्वरीकी सेवा करते हैं, वहां सातकरोड महामंत्र मूर्तिमान् होकर उपासना करते हैं॥५३॥ और सब महाविद्या साम्यावस्थामें स्थित शिवा, कारण ब्रह्मरूपा, मायासे शबल विग्रहवालीकी उपासना करते हैं ॥५४॥ हे राजन् ! यह मैंने आपसे मणिद्वीपका महाप्रभाव, कहा चन्द्र सूर्य बिजली कोटियों अग्नि यह॥५५॥

यथेष्टपानफलदानन्यूनंकिंचिदस्तिहि ॥ नरोगपलितंवापिजरावापिकदाचन ॥ ४९ ॥ नचिंतानचमात्सर्यंकामक्रोधादिकंतथा ॥ सर्वेयुवानःसस्त्रीकाःसहस्रादित्यवर्चसः ॥ ५० ॥ भजंतिसततंदेवींतत्रश्रीभुवनेश्वरीम् ॥ केचित्सलोकतापन्नाःकेचित्सामीप्यतांगताः ॥ ५१ ॥ सरूपतांगताःकेचित्सार्ष्टितांचपरेगताः ॥ यायास्तुदेवतास्तत्रप्रतिब्रह्मांडवर्तिनाम् ॥ ५२ ॥ समष्टयःस्थितास्तास्तुसेवंतेजगदीश्वरीम् ॥ सप्तकोटिमहामंत्रामूर्तिमंतउपासते ॥ ५३ ॥ महाविद्याश्चसकलाःसाम्यावस्थात्मिकांशिवाम् ॥ कारणब्रह्मरूपांतांमायाशबलविग्रहाम् ॥ ५४ ॥ इत्थंराजन्मयाप्रोक्तंमणिद्वीपंमहत्तरम् ॥ नसूर्यचंद्रौनोविद्युत्कोटयोग्निस्तथैवच ॥ ५५ ॥ एतस्यभासाकोटयंशकोटयंशेनापितेसमाः ॥ क्वचिद्विद्रुमसंकाशंक्वचिन्मरकतच्छवि ॥ ५६ ॥ विद्युद्भानुसमच्छायंमध्यसूर्यसमंक्वचित् ॥ विद्युत्कोटिमहाधारासारकांतिततंक्वचित् ॥ ५७ ॥ क्वचित्सिंदूरनीलेंद्रमाणिक्यसदृशच्छवि ॥ हीरसारमहागर्भधगद्धगितदिक्तटम् ॥ ५८ ॥ कांत्यादावानलसमंतप्तकांचनसन्निभम् ॥ क्वचिच्चंद्रोपलोद्गारंसूर्योद्गारंचकुत्रचित् ॥ ५९ ॥ रत्नशृंगिसमायुक्तंरत्नप्राकारगोपुरम् ॥ रत्नपत्रैरत्नफलैर्वृक्षैश्चपरिमंडितम् ॥ ६० ॥ नृत्यन्मयूरसंघैश्चकपोतरणितोज्ज्वलम् ॥ कोकिलाकाकलीलापैःशुकलापैश्चशोभितम् ॥ ६१ ॥

इस कान्तिके कोटि अंशके कोटि अंशमें भी नहीं हैं कहीं मूँगेकी समान कहीं मरकतकीछवि॥५६॥कहीं विद्युत्सूर्यके समान कहीं मध्याह्न सूर्यके समान कहीं कोटि विद्युत्की समान महाधारासारकान्ति॥५७॥कहीं सिन्दूरनील इन्द्र माणिक्यके समान छवि, कहीं हीरेकी समान कान्ति चारों ओर फैलतीहै और ॥५८॥ कहीं कान्तिमें दावानलकी समान तत्ते किये सुवर्णकी समान कहीं चन्द्रकांत कहीं सूर्यकान्तमणि॥५९॥ रत्न शिखरोंसे युक्त रत्नके प्राकार और गोपुर सम्पन्न रत्नपत्र और रत्न फलवाले वृक्षोंसे मंडित ॥६०॥ मयूरोंके समूहोंके नृत्य और कपोतोंके शब्दोंसे शब्दायमान कोकिला काकली और तोतोंके आलापसे शोभित॥६१॥

मनोहर रमणीय जलके लक्षों सरोवर, उनके मध्यभागमे रत्नोंके कमल खिले हुए ॥ ६२ ॥ चारों ओर सौ योजन तक सुगन्धि व्याप्त होरही. मंदमारुतसे जहांके
वृक्ष चलायमान होरहे ॥ ६३ ॥ चिन्तामणिके समूहोंकी ज्योति आकाशमें फैल रही उनमें रत्नोंकी कांतियोंसे सब ओर प्रकाश होरहा है ॥ ६४ ॥ वृक्षोंके
समूहोंकी महा गंधसे युक्त पवनसे पूर्ण हे राजन् ! सब स्थान धूपोंसे धूपित और मणिदीपोंसे समुज्ज्वल हैं॥ ६५॥ मणियोंके जालके छिद्रोंमें चंचल दीपोंकी कान्ति
निकलकर गृह मध्यके दर्पणोंमें पडकर एक अपूर्व मोहजनक कान्तिधारण करती है ॥ ६६ ॥ सम्पूर्ण ऐश्वर्य सम्पूर्ण शृंगार सब सर्वज्ञता सम्पूर्ण तेज ॥ ६७ ॥
सब पराक्रम, सर्वोत्तम गुण और सम्पूर्ण दयाकी यहां संप्राप्ति है. हे राजन् ! ॥ ६८ ॥ राजाके आनंदसे प्रारंभकर ब्रह्मलोकपर्यन्त जो आनंद हैं वे सब आनंद

सुरम्यरमणीयांबुलक्षावधिसरोवृतम् ॥ तन्मध्यभागविलसद्विकचद्रत्नपंकजैः ॥ ६२ ॥ सुगंधिभिःसमंतात्तुवासितंशतयोजनम् ॥ मंदमारु
तसंभिन्नचलद्द्रुमसमाकुलम् ॥ ६३ ॥ चिंतामणिसमूहानांज्योतिषावितताम्बरम् ॥ रत्नप्रभाभिरभितोधगद्धगितदिक्तटम् ॥ ६४ ॥
वृक्षव्रातमहागंधवातव्रातसुपूरितम् ॥ धूपधूपायितंराजन्मणिदीपायुतोज्ज्वलम् ॥ ६५ ॥ मणिजालकसच्छिद्रतरलोदरकान्तिभिः ॥
दिङ्मोहजनकंचैतद्दर्पणोदरसंयुतम् ॥ ६६ ॥ ऐश्वर्यस्यसमग्रस्यशृंगारस्याखिलस्यच ॥ सर्वज्ञतायाःसर्वायास्तेजसश्चाखिलस्यच॥ ६७॥
पराक्रमस्यसर्वस्यसर्वोत्तमगुणस्यच ॥ सकलायादयायाश्चसमाप्तिरिहभूपते ॥ ६८ ॥ राज्ञआनंदमारभ्यब्रह्मलोकांतभूमिषु ॥ आनंदाये
स्थिताःसर्वेतेऽत्रैवांतर्भवंतिहि ॥ ६९ ॥ इतितेवर्णितंराजन्मणिद्वीपंमहत्तरम् ॥ महादेव्याःपरंस्थानंसर्वलोकोत्तमोत्तमम् ॥ ७० ॥
एतस्यस्मरणात्सद्यःसर्वपापंविनश्यति ॥ प्राणोत्क्रमणसंधौतुस्मृत्वातत्रैवगच्छति ॥ ७१ ॥ अध्यायपंचकंत्वेतत्पठेन्नित्यंसमाहितः ॥
भूतप्रेतपिशाचादिबाधातत्रभवेन्नहि ॥७२॥ नवीनगृहनिर्माणेवास्तुयागेतथैवच ॥ पठितव्यंप्रयत्नेनकल्याणंतेनजायते ॥७३॥ इतिश्रीदेवीभाग
वतेमहापुराणेद्वादशस्कंधेद्वादशोऽध्यायः॥१२॥व्यासउवाच॥इतितेकथितंभूपयद्यत्पृष्टंत्वयाऽनघ॥ नारायणेनयत्प्रोक्तंनारदायमहात्मने॥१॥

यहां है ॥ ६९ ॥ हे राजन् । यह आपसे मणिद्वीपका महत्व कहा यह महादेवीका परमस्थान सब लोकोंसे उत्तमोत्तम है ॥ ७० ॥ इसके स्मरणमात्रसे सब पाप नष्ट होते हैं,
प्राण प्रयाणके समय इसको स्मरण करनेसे प्राणी मणिद्वीपमेंही गमन करता है॥ ७१ ॥ जो सावधान हो आठवें अध्यायसे बारह अध्यायतक पांच अध्याय नित्य सुनता
है उसको भूत प्रेत पिशाचादिकी बाधा नहीं होती ॥ ७२ ॥ नवीन गृहके निर्माणमें वास्तुयोगमें प्रयत्नसे इसको पढै तो कल्याण मंगल होता है ॥ ७३ ॥ इति
श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! जो जो आपने पूँछा सो सब तुमसे कहा जो कुछ

भा० ॥ ८ ॥

नारायणने महात्मा नारदसे कहा था ॥ १ ॥ इस महादेवीके परम अद्भुत पुराणको श्रवण कर यह प्राणी कृतकृत्य और देवीका प्रिय होता है ॥ २ ॥ हे राजन् ! अब अपने पिताके उद्धारके निमित्त अम्बायज्ञ कीजिये जिसके विनाकिये पिताकी सुगति न होनेके कारण तुम खिन्न हो रहे हो ॥ ३ ॥ आप सर्वोत्तम महादेवीके मंत्रको ग्रहण करो जो यथाविधि विधानसे जन्मकी सफलता देता है ॥ ४ ॥ सूतजी बोले मुनिश्रेष्ठके यह वचन सुन वह नृपश्रेष्ठ मुनिराजकी प्रार्थना कर उनसेही प्रणव संज्ञक महादेवीके मंत्रको ॥ ५ ॥ दीक्षाविधिके विधानसे राजाने ग्रहण किया फिर नवरात्रके समागममें धौम्यादि महर्षियोंको बुलाय ॥ ६ ॥ वित्तशाठ्यसे वर्जित हो अम्बायज्ञ किया और यह उत्तम पुराण ब्राह्मणोंद्वारा पाठ कराया ॥ ७ ॥ श्रीदेवी अम्बिकाकी प्रीतिके निमित्त परम देवीभागवत सुनी असंख्य ब्राह्मण और

श्रुत्वैतत्तुमहादेव्याःपुराणंपरमाद्भुतम् ॥ कृतकृत्योभवेन्मर्त्योदेव्याःप्रियतमोहिसः ॥ २ ॥ कुरुचांबामखंराजन्स्वपित्रुद्धरणायवै ॥ खिन्नोऽसि येनराजेंद्रपितुर्ज्ञात्वातुदुर्गतिम् ॥ ३ ॥ गृहाणत्वंमहादेव्यामंत्रंसर्वोत्तमोत्तमम् ॥ यथाविधिविधानेनजन्मसाफल्यदायकम् ॥ ४ ॥
सूतउवाच ॥ तच्छ्रुत्वानृपशार्दूलःप्रार्थयित्वामुनीश्वरम् ॥ तस्मादेवमहामंत्रंदेवीप्रणवसंज्ञकम् ॥ ५ ॥ दीक्षाविधिविधानेनजग्राहनृपसत्तमः॥
ततआहूयधौम्यादीन्नवरात्रसमागमे ॥ ६ ॥ अंबायज्ञंचकाराशुवित्तशाठ्यविवर्जितः ॥ ब्राह्मणैःपाठयामासपुराणंत्वेतदुत्तमम् ॥ ७ ॥
श्रीदेव्यबिकाप्रीत्यैदेवीभागवतंपरम् ॥ ब्राह्मणान्भोजयामासाप्यसंख्यातान्सुवासिनीः ॥ ८ ॥ कुमारीर्बटुकादींश्चदीनानाथांस्तथैवच ॥
द्रव्यप्रदानैस्तान्सर्वान्संतोष्यवसुधाधिपः ॥ ९ ॥ समाप्ययज्ञंसंस्थानेसंस्थितोयावदेवहि ॥ तावदेवहिचाकाशान्नारदःसमवातरत् ॥ १० ॥
रणयन्महतींवीणांज्वलदग्निशिखोपमः॥ससंभ्रमःसमुत्थायदृष्ट्वातंनारदंमुनिम् ॥ ११ ॥ आसनाद्युपचारैश्चपूजयामासभूमिपः ॥ कृत्वातु
कुशलप्रश्नंपप्रच्छागमकारणम् ॥१२॥ राजोवाच॥कुतआगमनंसाधोब्रूहिकिंकरवाणिते ॥ सनाथोऽहंकृतार्थोऽहंत्वदागमनकारणात् ॥१३॥

सुवासिनियोंको भोजन कराया ॥ ८ ॥ कुमारी, बटुक, दीन, अनाथ इन सबको भोजन और द्रव्यदानसे राजाने प्रसन्न किया ॥ ९ ॥ यज्ञ समाप्त करके ज्योंहीं यज्ञमंडपमें स्थित थे कि, तबतक आकाशसे नारदजी उतरे ॥ १० ॥ प्रज्वलित अग्निके समान कांतिवाले महतीनामक अपनी वीणाको बजाते आये नारदजीको देखतेही राजा संभ्रांत हो उठ खडा हुआ ॥ ११ ॥ और आसनादि उपचारोंसे राजाने उनकी पूजा की और कुशलप्रश्नकर आगमनकारण पूंछा ॥ १२ ॥ राजा बोले हे महात्मन् ! आप कहांसे आये हो सो कहिये मैं आपका क्या प्रिय करूं आपके आगमनसे मैं सनाथ और कृतार्थ हुआ हूं ॥ १३ ॥

राजाके यह वचन सुन मुनिश्रेष्ठ बोले हे राजन् !इस समय देवलोकमें मैने बडा आश्चर्य देखा है॥ १४ ॥ वह मैं विस्मित हो तुमसे निवेदन करनेको आया हूं अपने
कर्मकी विपरीततासे तुम्हारे पिताकी सद्गति नहीं हुई थी॥ १५॥जो इस समय वह दिव्यरूप होकर देवताओंसे स्तुतिको प्राप्त हो सब ओर अप्सराओंसे वेष्टित हो
॥ १६ ॥अच्छे विमानपर चढ मणिद्वीपको गये हैं यह इस देवीभागवतके सुननेकाहीफल है ॥ १७॥ देवीयज्ञके कारण तुम्हारे पिताकी सद्गति हुई तुम धन्य और कृत
कृत्य हो तथा तुम्हारा जीवन सफल है ॥ १८॥ हे कुलभूषण !आपने अपने पिताका दुःखसे उद्धार किया इस समय देवलोकमें तुम्हारी बडी कीर्त्ति हुई है॥ १९॥

इतिराज्ञोवचः श्रुत्वाप्रोवाचमुनिसत्तमः ॥ अद्याऽऽश्चर्यंमयादृष्टंदेवलोकेनृपोत्तम ॥ १४॥ तन्निवेदयितुंप्राप्तस्त्वत्सकाशेसुविस्मितः ॥ पितातेदुर्गतिंप्राप्तोनिजकर्मविपर्ययात् ॥ १५ ॥ सएवायंदिव्यरूपवपुर्भूत्वाऽधुनैवहि ॥ देवदेवैःस्तुतःसम्यगप्सरोभिःसमततः ॥ १६ ॥ विमानवरमारुह्यमणिद्वीपंगतोऽभवत् ॥ देवीभागवतस्यास्यश्रवणोत्थफलेनच ॥ १७ ॥ अंबामखफलेनापिपितातेसुगतिंगतः ॥ धन्योऽसिकृतकृत्योऽसिजीवितंसफलंतव ॥१८॥ नरकादुद्धृतस्तातस्त्वयातुकुलभूषण ॥ देवलोकेस्फीतकीर्तिस्तवाद्यविपुलाऽभवत्॥१९॥ सूतउवाच॥ नारदोक्तंसमाकर्ण्यप्रेमगद्गदितांतरः॥ पपातपादांबुजयोर्व्यासस्याद्भुतकर्मणः ॥२०॥ तवानुग्रहतोदेवकृतार्थोऽहंमहामुने ॥ किंमयाप्रतिकर्तव्यंनमस्काराद्दतेतव॥ २१ ॥ अनुग्राह्यःसदैवाहमेवमेवत्वयामुने ॥ इतिराज्ञोवचःश्रुत्वाप्याशीर्भिरभिनन्द्यच ॥२२॥ उवाचवचनंश्लक्ष्णंभगवान्बादरायणः॥ राजन्सर्वपरित्यज्यभजदेवीपदांबुजम् ॥ २३ ॥ देवीभागवतंचैवपठनित्यंसमाहितः ॥ अंबामखंसदाभक्त्याकुरुनित्यमतंद्रितः ॥ २४ ॥ अनायासेनतेनत्वंमोक्ष्यसेभवबंधनात् ॥ सन्त्यन्यानिपुराणानिहरिरुद्रमुखानिच ॥ २५ ॥

और बोले हे देव!मैं आपके अनुग्रहसे कृतार्थ हुआ
सूतजी बोले राजा यह नारदजीके कहे वचन सुनकर प्रेमसे गद्गद हो अद्भुतकर्मा व्यासजीके चरणोंमें पडे॥ २० ॥और बोले हे देव!मैं आपके अनुग्रहसे कृतार्थ हुआ
हूं नमस्कारके सिवाय और मैं इसका प्रत्युपकार क्या कर सकता हूं ॥ २१ ॥हे मुने । इसी प्रकार मेरे ऊपर सदा अनुग्रह रखना चाहिये यह राजाके वचन सुन
आशीर्वादसे राजाको प्रसन्न कर ॥ २२॥ भगवान् व्यासजी मनोहर वचन बोले हे राजन् ! और सब त्यागनकर देवीके चरणकमलका भजन करो ॥ २३ ॥
और नित्य सावधान होकर देवीभागवतका पाठ करो और आलस्य त्याग भक्तिपूर्वक सदा अम्बामख किया करो ॥ २४ ॥ इससे अनायासही संसारबंधनसे छूट

जाओगे और भी शिव विष्णु आदि पुराण है ॥२५॥ पर इस देवीभागवतकी सोलहवीं कलाके भी बराबर नहीं है यह पुराण और वेदोंका सार है ॥ २६ ॥ कारण कि, इसमें शबलब्रह्मरूपिणी मूलप्रकृति प्रतिपादन की गई है फिर और पुराण ब्रह्मा विष्णु आदि एक एक गुणके कहनेवाले इस त्रिगुणकी साम्यावस्था वाले पुराणकी बराबरी कैसे कर सक्ते हैं ॥ २७ ॥ हे जनमेजय ! इसके पाठसे वेदपाठकी समान पुण्य होता है इसकारण उत्तम विद्वानोंको प्रयत्नसे इसे पढना चाहिये ॥ २८ ॥ इसप्रकार कहकर मुनिश्रेष्ठ राजा से बिदाहुए और धौम्यादि निर्मल मुनिभी अपने स्थानोंको गये ॥ २९ ॥ और देवीभागव

देवीभागवतस्यास्यकलांनार्हतिषोडशीम् ॥ सारमेतत्पुराणानांवेदानांचैवसर्वशः ॥२६॥ मूलप्रकृतिरेवैषायत्रतुप्रतिपाद्यते ॥ समंतेनपुराणं स्यात्कथमन्यन्नृपोत्तम॥ २७ ॥ पाठेवेदसमंपुण्यंयस्यस्याज्जनमेजय ॥ पठितव्यंप्रयत्नेनतदेवविबुधोत्तमैः ॥२८ ॥ इत्युक्त्वानृपवर्यंतंजगाम मुनिराट्ततः ॥ जग्मुश्चैवयथास्थानंधौम्यादिमुनयोमलाः ॥ २९ ॥ देवीभागवतस्यैवप्रशंसांचक्रुरुत्तमाम् ॥ राजाशशासधरणींततःसंतुष्टमा नसः ॥ ३० ॥ देवीभागवतंचैवपठञ्छृण्वन्निरंतरम् ॥इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेद्वादशस्कंधेत्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ सूतउवाच ॥अर्ध श्लोकात्मकंयत्तुदेवीवक्त्राब्जनिर्गतम् ॥ श्रीमद्भागवतंनामवेदसिद्धांतबोधकम् ॥ १॥ उपदिष्टंविष्णवेयद्वटपत्रनिवासिने ॥ शतकोटिप्रविस्ती र्णंतत्कृतंब्रह्मणापुरा ॥ २ ॥ तत्सारमेकतःकृत्वाव्यासेनशुकहेतवे ॥ अष्टादशसहस्रंतुद्वादशस्कंधसंयुतम् ॥ ३ ॥

तकी उत्तम प्रशंसा करनेलगे और राजा प्रसन्नमन होकर पृथ्वीका पालन करनेलगे ॥ ३० ॥ और निरन्तर भागवत पढते सुनते रहे ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कंधे भाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥१३॥ सूतजी बोले तीसरे स्कन्धमें वटपत्रमें शयन करते विष्णुसे जो देवीने 'सर्वंखल्विदमेवाहंनान्यद स्तिसनातनम्'अर्थात् यह सब मैंही हूं मेरे सिवाय कोई नित्य पदार्थ नहीं यह आधाश्लोक देवीके मुखसे निर्गत हुआ वेदसिद्धान्तका जतानेवाला वेदसिद्धान्तका बोधक है॥१॥जो वटपत्रनिवासी विष्णुको उपदेशकिया, पहले ब्रह्माने इसको सौकरोड श्लोकोंमें विस्तार किया था॥२॥उसीका व्यासजीने शुकदेवके निमित्त

की हृदयमें, सोलहकी बाहुमे, बारहकी मणिबन्धमे ॥३७॥ हे षडानन ! एकसौ आठ, पचास, अथवा सत्ताईस दानेकी रुद्राक्षमाला ॥३८॥ धारण वा जपसे अनन्त फल होता है जो १०८ रुद्राक्षोकी माला धारण करते हैं ॥३९॥ हे षण्मुख ! उनको क्षण क्षणमें अश्वमेधका फल प्राप्त होता है. तथा २१ कुल उद्धार कर शिवलोकमे प्रतिष्ठाको प्राप्त होता है ॥४०॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे एकादशस्कंधे भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ ईश्वर बोले हे षण्मुख ! जप मालाका लक्षण सुनो मै कहताहूं रुद्राक्षका मुख ब्रह्मा बिन्दु रुद्र कहा है ॥ १ ॥ विष्णु पुच्छ है जो भोगमोक्षको देनेवाला है पचीस रुद्राक्षोंकी पंचमुखी कंटक माला ॥२॥ जो लाल श्वेत वर्णोंसे मिश्रित रन्ध्रद्वारा ग्रथित हो तो गोपुच्छ बढायके आकारमाला निर्माण करनी चाहिये ॥ ३ ॥ मुखसे मुख और पुच्छसे पुच्छ

अष्टोत्तरशतेनापिपंचाशद्भिःषडानन ॥ अथवासप्तविंशत्याकृत्वारुद्राक्षमालिकाम्॥३८॥धारणाद्वाजपाद्वापिह्यनंतंफलमश्नुते ॥ अष्टोत्तरशतैर्मालारुद्राक्षैर्धार्यतेयदि ॥३९॥ क्षणेक्षणेऽश्वमेधस्यफलंप्राप्नोतिषण्मुख ॥ त्रिःसप्तकुलमुद्धृत्यशिवलोकेमहीयते ॥४०॥ इतिश्रीदेवीभागवते महापुराणेएकादशस्कंधेचतुर्थोऽध्यायः॥४॥ईश्वरउवाच॥लक्षणंजपमालायाःशृणुवक्ष्यामिषण्मुख॥रुद्राक्षस्यमुखंब्रह्माबिंदूरुद्रइतीरितः॥१॥ विष्णुःपुच्छंभवेच्चैवभोगमोक्षफलप्रदम् ॥ पंचविंशतिभिश्चाक्षैःपंचवक्त्रैःसकंटकैः ॥ २ ॥ रक्तवर्णैःसितैर्मिश्रैःकृतरंध्रविदर्भितैः ॥ अक्षसूत्रं प्रकर्तव्यंगोपुच्छवलयाकृति ॥ ३ ॥ वक्त्रंवक्त्रेणसंयोज्यपुच्छंपुच्छेनयोजयेत् ॥ मेरुमूर्ध्वमुखंकुर्यात्तदूर्ध्वंनागपाशकम् ॥ ४ ॥ एवंसंग्रथितांमालांमंत्रसिद्धिप्रदायिनीम् ॥ प्रक्षाल्यगंधतोयेनपंचगव्येनचोपरि ॥ ५ ॥ ततःशिवांभसाऽऽक्षाल्यततोमंत्रगणान्न्यसेत् ॥ स्पृष्ट्वाशिवास्त्रमंत्रेणकवचेनावगुंठयेत् ॥ ६॥ मूलमंत्रन्यसेत्पश्चात्पूर्ववत्कारयेत्तथा ॥ सद्योजातादिभिःप्रोक्ष्ययावदष्टोत्तरंशतम् ॥ ७ ॥ मूलमंत्रंसमुच्चार्यशुद्धभूमौनिधायच ॥ तस्योपरिन्यसेत्सांबंशिवंपरमकारणम् ॥ ८ ॥ प्रतिष्ठिताभवेन्मालासर्वकामफलप्रदा ॥ यस्यदेवस्ययोमंत्रस्तांतेनैवाभिपूजयेत् ॥ ९ ॥ मूर्ध्निकंठेऽथवाकर्णेन्यसेद्वाजपमालिकाम् ॥ रुद्राक्षमालयाचैवंजप्तव्यंनियतात्मना ॥ १० ॥

संयुक्त करै मेरुको ऊर्ध्वमुख करै उसके ऊपर नागपाश धारण करै ॥ ४ ॥ इसप्रकारसे ग्रथित हुई गोपुच्छमाला सब सिद्धि देनेवाली होती है. गंध जलसे धोकर फिर पंच गव्यसे प्रक्षालनकर फिर शुद्धजलसे प्रक्षालन करके मंत्रसमूहोंका न्यास करै फिर शिवास्त्रमंत्रसे जो षडंगमें हैं स्पर्शकर कवचमंत्र हुम् से संयुक्त करै॥६॥ फिर मूलमंत्रसे न्यास करै यह स्वयं पूर्वोक्तप्रकारसे करै वा गुरुके हाथसे करावे फिर सद्योजातादि मंत्रोंसे शोधन एकसौ आठ ॥ ७ ॥ मूलमन्त्रको उच्चारण कर शुद्धभूमिमें रख, उसके ऊपर अम्बासहित परमकारुणिक शंकरका न्यास करे ॥ ८ ॥ इस प्रकार माला प्रतिष्ठित होकर सब कामना और फलकी देनेवाली होती है जिस देवताका जो मन्त्र हैं उसको उसीसे पूजन करै ॥ ९ ॥ मूर्धा कंठ वा हाथमें जपमालाका न्यास करै अर्थात् जपके अन्तमें इन स्थानोंपर

ग्रह, पिशाच, बेताल, ब्रह्मराक्षस, पन्नगादि सब दशमुखके धारणसे शान्त होजाते हैं॥ २३ ॥एकादशमुखी साक्षात् रुद्र है जो इसको शिखामें धारण करते हैं उसके पुण्य फलको सुनो॥ २४॥सहस्रअश्वमेध सौ वाजपेय और सौ सहस्र गोदानका जो फल है ॥ २५॥ वह एकादशमुखी रुद्राक्षके धारण करनेसे मिलता है और द्वादशमुखी रुद्राक्ष कर्णमें धारण करै ॥ २६॥ तो उससे बारह आदित्य प्रसन्न होजाते हैं. गोमेध और अश्वमेधका फल प्राप्त होता है ॥ २७॥ शृंगवाले शस्त्रधारी और व्याघ्रादिका भय नहीं होता उसको आधि व्याधिका भी भय नहीं होता ॥ २८॥ न उसको कोई भय और न व्याधि होती है न कहीं भय होता किन्तु सर्वत्र सुख होता है तथा अधिपति होता है॥ २९ ॥हाथी, अश्व, मृग, मार्जार, मूषक, दर्दुर, खर, कुत्ते, शृगाल बहुत प्रकारके जीवोंको मारकर भी ॥ ३० ॥ द्वादशमुखी रुद्राक्षधा

ग्रहाश्चैवपिशाचाश्चवेतालाब्रह्मराक्षसाः ॥ पन्नगाश्चोपशाम्यंतिदशवक्त्रस्यधारणात् ॥ २३ ॥ वक्त्रैकादशरुद्राक्षोरुद्रैकादशकंस्मृतम् ॥ शिखायांधारयेद्योवैतस्यपुण्यफलंशृणु ॥ २४ ॥ अश्वमेधसहस्रस्यवाजपेयशतस्यच ॥ गवांशतसहस्रस्यसम्यग्दत्तस्ययत्फलम् ॥ २५ ॥ तत्फलंलभतेशीघ्रंवक्त्रैकादशधारणात् ॥ द्वादशास्यस्यरुद्राक्षस्यैवकर्णेतुधारणात् ॥ २६ ॥ आदित्यास्तोषितानित्यंद्वादशास्येव्यवस्थिताः ॥गोमेधेचाऽश्वमेधेचयत्फलंतदवाप्नुयात् ॥ २७ ॥ शृंगिणांशस्त्रिणांचैवव्याघ्रादीनांभयंनहि ॥ नचव्याधिभयंतस्यनैवचाधिःप्रकीर्तितः ॥ २८ ॥ नचकिंचिद्भयंतस्यनचव्याधिःप्रवर्तते ॥ नकुतश्चिद्भयंतस्यसुखीचैवेश्वरोभवेत् ॥ २९ ॥ हस्त्यश्वमृगमार्जारसर्पमूषकदर्दुरान्॥ खरांश्चश्वशृगालांश्चहत्वाबहुविधानपि ॥ ३० ॥ मुच्यतेनात्रसंदेहोवक्त्रद्वादशधारणात् ॥ वक्त्रत्रयोदशोवत्सरुद्राक्षोयदिलभ्यते ॥ ३१ ॥ कार्त्तिकेयसमोज्ञेयःसर्वकामार्थसिद्धिदः ॥ रसोरसायनंचैवतस्यसर्वंप्रसिध्यति ॥ ३२ ॥ तस्यैवसर्वभोग्यानिनात्रकार्याविचारणा ॥ मातरंपितरंचैवभ्रातरंवानिहंतियः ॥ ३३ ॥ मुच्यतेसर्वपापेभ्योधारणात्तस्यषण्मुख ॥ चतुर्दशास्योरुद्राक्षोयदिलभ्येतपुत्रक ॥ ३४ ॥ धारयेत्सततंमूर्ध्नितस्यपिंडःशिवस्यतु ॥ किंमुनेबहुनोक्तेनवर्णनेनपुनःपुनः ॥ ३५॥ पूज्यतेसंततंदेवैःप्राप्यतेचपरागतिः ॥ रुद्राक्षएकःशिरसाधार्योभक्त्याद्विजोत्तमैः ॥ ३६ ॥ षड्विंशद्भिःशिरोमालापंचाशद्धृदयेनतु ॥ कलाक्षैर्बाहुवलयेअर्काक्षैर्मणिबंधनम् ॥ ३७ ॥

रणसे इनके पापसे छूटजाता है. हे वत्स ! यदि तेरहमुखी रुद्राक्ष प्राप्त होजाय ॥ ३१ ॥ तब वह कार्तिकेयकी समान सब अर्थ और कामका देनेवाला होता है उसको रस रसायन सब सिद्ध होजाती है॥ ३२ ॥उसको सब भोग प्राप्त होते हैं इसमें विचारकी आवश्यकता नहीं जो माता पिता वा भाईको मारता है॥ ३३ ॥हे षण्मुख वह उसके धारणसे उस पापसे मुक्त होजाता है. हे पुत्र यदि चौदहमुखी रुद्राक्ष धारण करता है॥ ३४ ॥तो शिरपर धारण करनेसे शिवके शरीररूप होता है. हे मुने ! वारंवार वर्णनसे क्याहै॥ ३५॥वह सदा देवताओंसे पूजित होकर परमगतिको प्राप्त होता है. एकही रुद्राक्ष शिखापर भक्तिसे धारण करनेसे ॥ ३६ ॥ छब्बीसकी माला शिरपर पचास



श्वेतवर्ण रुद्राक्ष जातिसे ब्राह्मण कहाता है, रक्तवर्ण क्षत्रिय, मिश्र वैश्य और कृष्णवर्ण शूद्रसंज्ञक है ॥ ११ ॥ एकमुखी साक्षात् शिव ब्रह्महत्याको दूर करता है. दोमुखी देवी और देवतास्वरूप है अनेक पाप दूरकरताहै ॥ १२ ॥ तीनमुखी साक्षात् अनल स्त्रीहत्या दूरकरता है चतुर्मुखी स्वयं ब्रह्मा नरहत्या दूरकरता है॥ १३ ॥ पंचमुखी साक्षात् रुद्र कालाग्नि नामक हैं वह अभक्ष्यभक्षण और अगम्यागमन अपराधसे ॥ १४ ॥ तथा और भी सब पापोंसे मुक्त करता है. षण्मुखवाले साक्षात् कार्तिकेय है इनको दक्षिणहाथमें धारणकरना चाहिये ॥ १५ ॥ तो वह ब्रह्महत्यादि पापोंसे छूटजाते है इसमें सन्देह नहीं सातमुखी अनंगनामक है यह

श्वेतवर्णश्चरुद्राक्षोजातितोब्राह्मउच्यते ॥ क्षात्रोरक्तस्तथामिश्रोवैश्यःकृष्णस्तुशूद्रकः ॥ ११ ॥ एकवक्त्रःशिवःसाक्षाद्ब्रह्महत्यांव्यपोहति ॥ द्विव क्त्रोदेवदेव्यौस्याद्विविधंनाशयेदघम् ॥ १२ ॥ त्रिवक्त्रस्त्वनलःसाक्षात्स्त्रीहत्यांदहतिक्षणात् ॥ चतुर्वक्त्रःस्वयंब्रह्मानरहत्यांव्यपोहति ॥ १३ ॥ पंचवक्त्रःस्वयंरुद्रःकालाग्निर्नामनामतः ॥ अभक्ष्यभक्षणोद्भूतैरगम्यागमनोद्भवैः ॥ १४ ॥ मुच्यतेसर्वपापैस्तुपंचवक्त्रस्यधारणात् ॥ षड्वक्त्रः कार्त्तिकेयस्तुसधार्योदक्षिणेकरे ॥ १५ ॥ ब्रह्महत्यादिभिःपापैर्मुच्यतेनात्रसंशयः ॥ सप्तवक्त्रोमहाभागोह्यनंगोनामनामतः ॥ १६ ॥ तद्धार णान्मुच्यतेहिस्वर्णस्तेयादिपातकैः ॥ अष्टवक्त्रोमहासेनसाक्षाद्देवोविनायकः ॥ १७ ॥ अन्नकूटंतूलकूटंस्वर्णकूटंतथैवच ॥ दुष्टान्वयस्त्रियंवा ऽथसंस्पृशंश्चगुरुस्त्रियम् ॥ १८ ॥ एवमादीनिपापानिहंतिसर्वाणिधारणात् ॥ विघ्नास्तस्यप्रणश्यंतियातिचांतेपरंपदम् ॥ १९ ॥ भवं त्येतेगुणाःसर्वेह्यष्टवक्त्रस्यधारणात् ॥ नववक्त्रोभैरवस्तुधारयेद्वामबाहुके ॥ २० ॥ भुक्तिमुक्तिप्रदःप्रोक्तोममतुल्यबलोभवेत् ॥ भ्रूणहत्यासह स्राणिब्रह्महत्याशतानिच ॥ २१ ॥ सद्यःप्रलयमायांतिनववक्त्रस्यधारणात् ॥ दशवक्त्रस्तुदेवेशःसाक्षाद्देवोजनार्दनः ॥ २२ ॥

महाभाग है ॥ १६ ॥ इसके धारणादिसे स्वर्णचोरी आदिके पापसे छूटजाता है. हे पुत्र ! अष्टमुखी साक्षात् विनायकदेव है ॥ १७ ॥ अन्नकूट, तुलाकूट, स्वर्ण कूट, दुष्टवंशस्त्री वा गुरुस्त्रीका स्पर्श ॥ १८ ॥ इत्यादि पाप उसके धारणसे दूर होतेहैं उनके सब पापनाश होजाते है और अन्तमें परमपदको जाते हैं॥ १९ ॥ यह सब गुण अष्टमुखीके धारणकरनसे होते हैं. नौमुखका भैरव है उसे बाई भुजामें धारणकरना चाहिये ॥ २० ॥ उसको भुक्तिमुक्तिकी प्राप्ति और मेरी तुल्यबल होता है सहस्रों गर्भहत्या सैकडों ब्रह्महत्या ॥ २१ ॥ नौमुखीके धारणसे शीघ्रही नाश होजाती हैं दशमुखी साक्षात् देवदेव जनार्दन है ॥ २२ ॥



ग्रह, पिशाच, बेताल, ब्रह्मराक्षस, पन्नगादि सब दशमुखके धारणसे शान्त होजाते हैं॥ २३॥ एकादशमुखी साक्षात् रुद्र है जो इसको शिखामें धारण करते हैं उसके पुण्य फलको सुनो॥ २४॥ सहस्रअश्वमेध सौ वाजपेय और सौ सहस्र गोदानका जो फल है॥ २५॥ वह एकादशमुखी रुद्राक्षके धारण करनेसे मिलता है और द्वादशमुखी रुद्राक्ष कर्णमे धारण करै॥ २६॥ तो उससे बारह आदित्य प्रसन्न होजाते हैं. गोमेध और अश्वमेधका फल प्राप्त होता है॥ २७॥ शृंगवाले शस्त्रधारी और व्याघ्रादिका भय नहीं होता उसको आधि व्याधिका भी भय नहीं होता॥ २८॥ न उसको कोई भय और न व्याधि होती है न कहीं भय होता किन्तु सर्वत्र सुख होता है तथा अधिपति होता है॥ २९॥ हाथी, अश्व, मृग, मार्जार, मूपक, दर्दुर, खर, कुत्ते, शृगाल बहुत प्रकारके जीवोंको मारकर भी॥ ३०॥

ग्रहाश्चैवपिशाचाश्चवेतालाब्रह्मराक्षसाः॥ पन्नगाश्चोपशाम्यंतिदशवक्रस्यधारणात्॥ २३॥ वक्रैकादशरुद्राक्षोरुद्रैकादशकंस्मृतम्॥ शिखायांधारयेद्योवैतस्यपुण्यफलंशृणु॥ २४॥ अश्वमेधसहस्रस्यवाजपेयशतस्यच॥ गवांशतसहस्रस्यसम्यग्दत्तस्ययत्फलम्॥ २५॥ तत्फलंलभतेशीघ्रंवक्रैकादशधारणात्॥ द्वादशास्यस्यरुद्राक्षस्यैवकर्णेतुधारणात्॥ २६॥ आदित्यास्तोषितानित्यंद्वादशास्येव्यवस्थिताः॥ गोमेधेचाऽश्वमेधेचयत्फलंतदवाप्नुयात्॥ २७॥ शृंगिणांशस्त्रिणांचैवव्याघ्रादीनांभयंनहि॥ नचव्याधिभयंतस्यनैवचाधिःप्रकीर्तितः॥ २८॥ नचकिंचिद्भयंतस्यनचव्याधिःप्रवर्तते॥ नकुतश्चिद्भयंतस्यसुखीचैवेश्वरोभवेत्॥ २९॥ हस्त्यश्वमृगमार्जारसर्पमूषकदर्दुरान्॥ खरांश्चश्वशृगालांश्चहत्वाबहुविधानपि॥ ३०॥ मुच्यतेनात्रसंदेहोवक्रद्वादशधारणात्॥ वक्त्रत्रयोदशोवत्सरुद्राक्षोयदिलभ्यते॥ ३१॥ कार्त्तिकेयसमोज्ञेयःसर्वकामार्थसिद्धिदः॥ रसोरसायनंचैवतस्यसर्वंप्रसिध्यति॥ ३२॥ तस्यैवसर्वभोग्यानिनात्रकार्याविचारणा॥ मातरंपितरंचैवभ्रातरंवानिहंतियः॥ ३३॥ मुच्यतेसर्वपापेभ्योधारणात्तस्यपण्मुख॥ चतुर्दशास्योरुद्राक्षोयदिलभ्येतपुत्रक॥ ३४॥ धारयेत्सततंमूर्ध्नितस्यपिंडःशिवस्यतु॥ किंमुनेबहुनोक्तेनवर्णनेनपुनःपुनः॥ ३५॥ पूज्यतेसंततंदेवैःप्राप्यतेचपरागतिः॥ रुद्राक्षएकःशिरसाधार्योभक्त्याद्विजोत्तमैः॥ ३६॥ षड्विंशद्भिःशिरोमालापंचाशद्धृदयेनतु॥ कलाक्षैर्बाहुवलयेअर्काक्षैर्मणिबंधनम्॥ ३७॥

रणसे इनके पापसे छूटजाता है. हे वत्स! यदि तेरहमुखी रुद्राक्ष प्राप्त होजाय॥ ३१॥ तब वह कार्तिकेयकी समान सब अर्थ और कामका देनेवाला होता है उसको रस रसायन सब सिद्ध होजाती हैं॥ ३२॥ उसको सब भोग प्राप्त होते हैं इसमे विचारकी आवश्यकता नहीं जो माता पिता वा भाईको मारता है॥ ३३॥ हे षण्मुख वह उसके धारणसे उस पापसे मुक्त होजाता है. हे पुत्र यदि चौदहमुखी रुद्राक्ष धारण करता है॥ ३४॥ तो शिरपर धारण करनेसे शिवके शरीररूप होता है. हे मुने! वारंवार वर्णनसे क्याहै॥ ३५॥ वह सदा देवताओंसे पूजित होकर परमगतिको प्राप्त होता है. एकही रुद्राक्ष शिखापर भक्तिसे धारण करनेसे॥ ३६॥ छब्बीसकी माला शिरपर पचास

कालतक भी जिनका प्राणनिरोध नहीं होता ॥ १३ ॥ वह माता पिताके १०१ एकसौ एक पितराको तारनमें समर्थ नहीं होता सगर्भ प्राणायाम जपसे युक्त और अगर्भ ध्यानमात्रका होताहै ॥ १४ ॥ स्नानका अंग भूत तर्पण देवता पितरोंको संतुष्ट करताहै जलसे बाहर आय शुद्ध वस्त्र धारण कर ॥ १५ ॥ विभूति और रुद्राक्ष धारण करै जपसाधकोंको सदा क्रमयोगसे करना चाहिये ॥ १६ ॥ कंठमें ३२ मस्तकमें ४० कानोंमें छः छः, बारह बारह हाथोंमे, भुजदण्डोंमें सोलह, सोलह, नेत्रमे एक, शिखामें एक वक्षस्थलमें १०८ जो धारण करता है वह स्वयं शिवस्वरूप होता है ॥ १७ ॥ सुवर्ण अथवा चांदीके तारमें हे मुने !

नतारयंत्युभौपक्षौपितॄनेकोत्तरंशतम् ॥ सगर्भोजपसंयुक्तअगर्भोध्यानमात्रकः ॥ १४ ॥ स्नानांगतर्पणंकृत्वादेवर्षिपितृतोषकम् ॥ शुद्धेवस्त्रे परीधायजलाद्बहिरुपागतः ॥ १५ ॥ विभूतिधारणंकार्यंरुद्राक्षाणांचधारणम् ॥ क्रमयोगेनकर्तव्यंसर्वदाजपसाधकैः ॥ १६ ॥ रुद्राक्षान्कंठदेशेदशनपरिमितान्मस्तकेविंशतीद्वेपट्षट्कर्णप्रदेशेकरयुगलकृतेद्वादशद्वादशैव ॥ बाह्वोरिंदोःकलाभिर्नयनयुगकृतेत्वेकमेकंशिखायांवक्षस्यष्टाधिकंयःकलयतिशतकंसस्वयंनीलकंठः ॥ १७ ॥ बद्धास्वर्णेनरुद्राक्षंरजतेनाऽथवामुने ॥ शिखायांधारयेन्नित्यंकर्णयोर्वासमाहितः ॥ ॥ १८ ॥ यज्ञोपवीतेहस्तेवाकंठेतुंदेऽथवानरः ॥ श्रीमत्पंचाक्षरेणैवप्रणवेनतथापिवा ॥ १९ ॥ निर्व्याजभक्त्यामेधावीरुद्राक्षंधारयेन्मुदा ॥ रुद्राक्षधारणंसाक्षाच्छिवज्ञानस्यसाधनम् ॥२०॥ रुद्राक्षंयच्छिखायांतत्तारतत्वमितिस्मरेत्॥ कर्णयोरुभयोर्ब्रह्मन्देवंदेवींचभावयेत् ॥ २१ ॥ यज्ञोपवीतेवेदांश्चतथाहस्तेदिशःस्मरेत् ॥ कंठेसरस्वतीदेवींपावकंचापिभावयेत् ॥ २२ ॥ सर्वाश्रमाणांवर्णानांरुद्राक्षाणांचधारणम् ॥ कर्तव्यंमंत्रतःप्रोक्तंद्विजानांनान्यवर्णिनाम् ॥ २३ ॥

रुद्राक्ष पिरोकर शिखा वा कर्णमें धारण करना चाहिये ॥ १८ ॥ यज्ञोपवीतमे, हाथमें, कंठमें, तुंदमें, पंचाक्षर मंत्र नमःशिवाय वा ॐकारसे धारण करै॥ १९॥ बुद्धिमान् निष्काम भक्तिसे रुद्राक्षको धारण करै रुद्राक्षका धारण साक्षात् शिवके ज्ञानका साधक होता है ॥ २० ॥ शिखामें रुद्राक्ष है इस तारकतत्त्वका स्मरण करै दोनो कानोके रुद्राक्षमें देवदेवीको भावना करै ॥ २१ ॥ यज्ञोपवीतमे वेदोंकी, हाथोंमे दिशाओंकी, कंठमें सरस्वती देवी और अग्निकी भावना करै ॥२२॥ सब आश्रम और वर्णोंको रुद्राक्ष धारण करना चाहिये उनमें द्विजातियोंको मंत्रपूर्वक धारण करना चाहिये अन्यथा नहीं ॥ २३ ॥

रुद्राक्षके धारण करनेसे वह निःसन्देह रुद्रही होजाता है निषिद्धोको देवता सुन्ता स्मरण करता हुआ ॥ २४ ॥ सूँघता, खाता, प्रलाप करता, गमन विसर्जनमें इन निषिद्ध कर्मोंको करता हुआ ॥ २५ ॥ रुद्राक्ष धारण करनेसे फिर उसको पाप नहीं लगता है इसका भोजन किया हुआ देवताओंके भोजन करनेकी समान है ॥ २६ ॥ जो उसने पान किया सो रुद्रने उसने सूंघा सो शिवने हे महामुने । जिनको रुद्राक्ष धारणमे लज्जा है ॥ २७ ॥ उनका संसारसे करोडजन्ममें भी निस्तार नहीं होता रुद्राक्षधारणको देखकर जो निन्दाकरता है ॥ २८ ॥ उसकी उत्पत्तिमें संकरता है यह निश्चय है, रुद्राक्षके धारणसे रुद्रभी रुद्र

रुद्राक्षधारणाद्रुद्रोभवत्येवनसंशयः ॥ पश्यन्नपिनिषिद्धांश्चतथाशृण्वन्नपिस्मरन् ॥ २४ ॥ जिघ्रन्नपितथाचाश्नन्प्रलपन्नपिसंततम् ॥ कुर्वन्नपि सदागच्छन्विसृजन्नपिमानवः ॥ २५ ॥ रुद्राक्षधारणादेवसर्वपापैर्नलिप्यते ॥ अनेनभुक्तंदेवेनभुक्तंयत्तुतथाभवेत् ॥ २६ ॥ पीतंरुद्रेणतत्पीतंघ्रातंघ्रातंशिवेनतत् ॥ रुद्राक्षधारणेलज्जायेषामस्तिमहामुने ॥ २७ ॥ तेषांनास्तिविनिर्मोक्षःसंसाराज्जन्मकोटिभिः ॥ रुद्राक्षधारिणंदृष्ट्वा परिवादंकरोतियः ॥ २८ ॥ उत्पत्तौतस्यसांकर्यमस्त्येवेतिविनिश्चयः ॥ रुद्राक्षधारणादेवरुद्रोरुद्रत्वमाप्नुयात् ॥ २९ ॥ मुनयःसत्यसंकल्पाब्रह्माब्रह्मत्वमागतः ॥ रुद्राक्षधारणाच्छ्रेष्ठंनकिंचिदपिविद्यते ॥ ३० ॥ रुद्राक्षधारिणेभक्त्यावस्त्रंधान्यंददातियः ॥ सर्वपापविनिर्मुक्तःशिवलोकंसगच्छति ॥ ३१ ॥ रुद्राक्षधारिणंश्राद्धेभोजयेतविमोदतः ॥ पितृलोकमवाप्नोतिनात्रकार्याविचारणा ॥ ३२ ॥ रुद्राक्षधारिणःपादौप्रक्षाल्याद्भिःपिबेन्नरः ॥ सर्वपापविनिर्मुक्तःशिवलोकेमहीयते ॥ ३३ ॥ हारंवाकटकंवापिसुवर्णंवाद्विजोत्तमः ॥ रुद्राक्षसहितंभक्त्याधारयन्रुद्रतामियात् ॥ ३४॥ रुद्राक्षंकेवलंवापियत्रकुत्रमहामते ॥ समंत्रकंवामंत्रेणरहितंभाववर्जितम् ॥ ३५ ॥

त्वको प्राप्त होता है ॥ २९ ॥ मुनि सत्यसंकल्प और ब्रह्मा ब्रह्मत्वको प्राप्तहुए रुद्राक्षधारणसे कोई वस्तु श्रेष्ठ नहीं है ॥ ३० ॥ रुद्राक्षधारीके निमित्त जो वस्त्र और धान्य देताहै वह सब पापसे रहित होकर शिवलोकको जाता है ॥ ३१ ॥ जो रुद्राक्षधारीको प्रसन्न होकर जिमाता है वह पितृलोकको प्राप्त होताहै इसमें सन्देह नहीं ॥ ३२ ॥ जो पुरुष रुद्राक्षधारण किये पुरुषके चरण धोकर जलपानकरे वह सब पापसे मुक्त होकर शिवलोकको प्राप्तहोताहै ॥ ३३ ॥ जो ब्राह्मण हार कटक वा सुवर्णको रुद्राक्षके सहित धारणकरता है वह रुद्रताको प्राप्तहोता है ॥ ३४ ॥ हे महामते । केवल रुद्राक्षको भी जहां

कहीं मंत्र वा अमन्त्रसे भाव वा अभावमें ॥ ३५ ॥ जो कोई भक्ति वा लज्जासे भी धारणकरताहै वह सर्वपापसे रहित हो भलीप्रकारके ज्ञानको प्राप्त होताहै ॥ ॥ ३६ ॥ अहो! मैं रुद्राक्षका माहात्म्य नहीं कहसकता. इससे सबप्रकार रुद्राक्षधारणकरै ॥ ३७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे एकादशस्कंधे भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ नारदजी बोले हे अनघ! जब रुद्राक्षका इसप्रकारका प्रभाव है और महान् पुरुषोंसे पूजित है तो इसका क्या कारण है? कहिये ॥ १ ॥ नारायण बोले यही वार्ता पहले भगवान् गिरीशसे षण्मुखने पूंछी थी रुद्रने इसपर जो कहा सो सुनो ॥ २ ॥ ईश्वर बोले हे कुमार! तत्त्वपूर्वक सुनो मैं संक्षेपसे कहता हूं पहले एक त्रिपुरनामक दैत्य बडा दुर्जय होगया है ॥ ३ ॥ उसने ब्रह्मा विष्णु आदि सब देवताओंको तिरस्कृतकरदिया, तब सबने उसकी

योवाकोवानरोभक्त्याधारयेल्लज्जयाऽपिवा ॥ सर्वपापविविर्मुक्तःसम्यग्ज्ञानमवाप्नुयात् ॥ ३६ ॥ अहोरुद्राक्षमाहात्म्यंमयावक्तुंनशक्यते ॥ तस्मात्सर्वप्रयत्नेनकुर्याद्रुद्राक्षधारणम् ॥ ३७ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेएकादशस्कंधेसदाचारवर्णनेतृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ एवंभूतानुभावोऽयंरुद्राक्षोभवतानघ ॥ वर्णितोमहतांपूज्यःकारणंतत्रकिंवद ॥ १ ॥ नारायणउवाच ॥ एवमेवपुरापृष्टोभगवान्गिरिशःप्रभुः ॥ षण्मुखेनचरुद्रस्तंयदुवाचशृणुष्वतत् ॥ २ ॥ ईश्वरउवाच ॥ शृणुषण्मुखतत्त्वेनकथयामिसमासतः ॥ त्रिपुरोनामदैत्यस्तुपुराऽसीत्सर्वदुर्जयः ॥ ३ ॥ हतास्तेनसुराःसर्वेब्रह्मविष्ण्वादिदेवताः ॥ सर्वैस्तुकथितेतस्मिंस्तदाऽहंत्रिपुरंप्रति ॥ ४ ॥ अचिंतयंमहाशस्त्रमघोराख्यंमनोहरम् ॥ सर्वदेवमयंदिव्यंज्वलंतंघोररूपियत् ॥ ५ ॥ त्रिपुरस्यवधार्थायदेवानांतारणायच ॥ सर्वविघ्नोपशमनमघोरास्त्रमचिंतयम् ॥ ६ ॥ दिव्यवर्षसहस्रंतुचक्षुरुन्मीलितंमया ॥ पश्चान्ममाकुलाक्षिभ्यःपतिताजलबिंदवः ॥ ७ ॥ तत्राश्रुबिंदुतोजातामहारुद्राक्षवृक्षकाः ॥ ममाऽऽज्ञयामहासेनसर्वेषांहितकाम्यया ॥ ८ ॥ बभूवुस्तेचरुद्राक्षाअष्टत्रिंशत्प्रभेदतः ॥ सूर्यनेत्रसमुद्भूताःकपिलाद्वादशस्मृताः ॥ ९ ॥ सोमनेत्रोत्थिताःश्वेतास्तेषोडशविधाःक्रमात् ॥ वह्निनेत्रोद्भवाःकृष्णादशभेदाभवंतिहि ॥ १० ॥

व्यवस्था मुझसे कही ॥ ४ ॥ तब मैंने अपने अघोरनामक महाशस्त्रको विचारकर जो सब देवमय दिव्य ज्वलित महाघोररूपी है ॥ ५ ॥ उस समय त्रिपुरके वधकरने और देवताओंकी रक्षा करनेको सब विघ्नके नाशके निमित्त अघोर अस्त्रका चिन्तन किया ॥ ६ ॥ दिव्यसहस्रवर्षतक मैंने नेत्र निमीलित किये तब मेरे नेत्रोंसे जलबिन्दु गिरे ॥ ७ ॥ उन आँसुओंकी बूंदोंसे महारुद्राक्षके वृक्ष उत्पन्न हुए हे महासेनापते! सबके हितकी कामनासे मेरी आज्ञासे उत्पन्न हुए॥ ॥ ८ ॥ वे अट्ठाईस प्रकारके भेदवाले हुए सूर्यनेत्रसे उत्पन्न कपिलवर्णके बारह उत्पन्न हुए ॥ ९ ॥ सोमनेत्रसे उत्पन्न हुए श्वेतवर्णके सोलहप्रकारके हैं और वह्निनेत्रसे उत्पन्नहुए कृष्णवर्ण दशभेदवाले हैं ॥ १० ॥

श्वेतवर्ण रुद्राक्ष जातिसे ब्राह्मण कहाता है, रक्तवर्ण क्षत्रिय, मिश्र वैश्य और कृष्णवर्ण शूद्रसंज्ञक है ॥ ११ ॥ एकमुखी साक्षात् शिव ब्रह्महत्याको दूर करता है. दोमुखी देवी और देवतास्वरूप है अनेक पाप दूरकरताहै ॥१२॥तीनमुखी साक्षात् अनल स्त्रीहत्या दूरकरता है चतुर्मुखी स्वयं ब्रह्मा नरहत्या दूरकरता है॥१३॥ पंचमुखी साक्षात् रुद्र कालाग्नि नामक हैं वह अभक्ष्यभक्षण और अगम्यागमन अपराधसे ॥ १४ ॥ तथा और भी सब पापोंसे मुक्त करता है. षण्मुखवाले साक्षात् कार्त्तिकेय है इनको दक्षिणहाथमें धारणकरना चाहिये ॥ १५ ॥ तो वह ब्रह्महत्यादि पापोंसे छूटजाते है इसमें सन्देह नहीं सातमुखी अनंगनामक है यह

श्वेतवर्णश्चरुद्राक्षोजातितोब्राह्मउच्यते ॥ क्षात्रोरक्तस्तथामिश्रोवैश्यःकृष्णस्तुशूद्रकः ॥ ११ ॥ एकवक्रःशिवःसाक्षाद्ब्रह्महत्यांव्यपोहति ॥ द्विवक्रोदेवदेव्योस्याद्विविधंनाशयेदघम् ॥ १२ ॥ त्रिवक्रस्त्वनलःसाक्षात्स्त्रीहत्यांदहतिक्षणात् ॥ चतुर्वक्रःस्वयंब्रह्मानरहत्यांव्यपोहति ॥ १३ ॥ पंचवक्रःस्वयंरुद्रःकालाग्निर्नामनामतः ॥ अभक्ष्यभक्षणोद्भूतैरगम्यागमनोद्भवैः ॥ १४ ॥ मुच्यतेसर्वपापैस्तुपंचवक्रस्यधारणात् ॥ षड्वक्रःकार्त्तिकेयस्तुसधार्योदक्षिणेकरे ॥ १५ ॥ ब्रह्महत्यादिभिःपापैर्मुच्यतेनात्रसंशयः ॥ सप्तवक्रोमहाभागोह्यनंगोनामनामतः ॥ १६ ॥ तद्धारणान्मुच्यतेहिस्वर्णस्तेयादिपातकैः ॥ अष्टवक्रोमहासेनसाक्षाद्देवोविनायकः ॥ १७ ॥ अन्नकूटंतूलकूटंस्वर्णकूटंतथैवच ॥ दुष्टान्वयस्त्रियंवाऽथसंस्पृशंश्चगुरुस्त्रियम् ॥ १८ ॥ एवमादीनिपापानिहंतिसर्वाणिधारणात् ॥ विघ्नास्तस्यप्रणश्यंतियातिचांतेपरंपदम् ॥ १९ ॥ भवंत्येतेगुणाःसर्वेह्यष्टवक्रस्यधारणात् ॥ नववक्रोभैरवस्तुधारयेद्वामबाहुके ॥ २० ॥ भुक्तिमुक्तिप्रदःप्रोक्तोममतुल्यबलोभवेत् ॥ भ्रूणहत्यासहस्राणिब्रह्महत्याशतानिच ॥ २१॥सद्यःप्रलयमायांतिनववक्रस्यधारणात् ॥ दशवक्रस्तुदेवेशःसाक्षाद्देवोजनार्दनः ॥ २२ ॥

महाभाग है ॥ १६ ॥ इसके धारणादिसे स्वर्णचोरी आदिके पापसे छूटजाता है. हे पुत्र ! अष्टमुखी साक्षात् विनायकदेव है ॥ १७॥ अन्नकूट, तुलाकूट, स्वर्णकूट, दुष्टवंशस्त्री वा गुरुस्त्रीका स्पर्श ॥ १८ ॥ इत्यादि पाप उसके धारणसे दूर होतेहैं उनके सब पापनाश होजाते है और अन्तमें परमपदको जाते हैं॥१९॥यह सब गुण अष्टमुखीके धारणकरनसे होते हैं. नौमुखका भैरव है उसे बाईं भुजामें धारणकरना चाहिये ॥ २० ॥ उसको भुक्तिमुक्तिकी प्राप्ति और मेरी तुल्यबल होता है सहस्रों गर्भहत्या सैकडों ब्रह्महत्या ॥ २१ ॥ नौमुखीके धारणसे शीघ्रही नाश होजाती हैं दशमुखी साक्षात् देवदेव जनार्दन है ॥ २२ ॥

पौराणिक कहता है ब्रह्मयज्ञादि पूर्वक आचमन वैदिक और श्रौत कहाता है अस्त्रवियादि कर्ममें तांत्रिक विधिका आचमन कहाता है" ॐकारपूर्वक गायत्रीका स्मरण कर शिखा बाँधे फिर आचमन कर हृदय वा बाहु और कंधोंको छुये ॥ १ ॥ छींक, खकार, दांतोंकी उच्छिष्ट, असत्यभाषण और पतितोंसे भाषण करनेमें दहिना कान स्पर्श करै॥ २॥अग्नि, जल, वेद, सोम, सूर्य, अनिल ( वायु ) यह सब ब्राह्मणके दहिने कानमें स्थित रहते हैं यह मंत्र पढे ॥ ३ ॥ फिर नदीआदिमें जाकर प्रभातस्नानकी शुद्धि करै. हे मुने ! इससे देहकी शुद्धि होती है ॥४॥ यह देह अत्यन्त मलिन है इसके नौओं द्वारोसे मल बहता है इनके शोधनको सदा प्रभात स्नान करै ॥ ५ ॥ अगम्या स्त्रीमे गमनका पाप प्रतिग्रहका पाप गुप्तपाप भी स्नान करनेसे नष्ट होजाते हैं ॥ ६ ॥ विनास्नान कियेकी सब क्रिया नष्ट होजाती है

क्षुतेनिष्ठीवनेचैवदंतोच्छिष्टेतथाऽनृते ॥ पतितानांचसंभाषेदक्षिणंश्रवणंस्पृशेत् ॥२॥अग्निरापश्चवेदाश्चसोमःसूर्योऽनिलस्तथा ॥ सर्वेनारदवि
प्रस्यकर्णेतिष्ठन्तिदक्षिणे ॥३॥ततस्तुगत्वानद्यादौप्रातःस्नानंविशोधनम् ॥ समाचरेन्मुनिश्रेष्ठदेहसंशुद्धिहेतवे ॥ ४ ॥ अत्यंतमलिनोदेहोनव
द्वारैर्मलंवहन् ॥ सदाऽऽस्तेतच्छोधनायप्रातःस्नानंविधीयते ॥ ५ ॥ अगम्यागमनात्पापंयच्चपापंप्रतिग्रहात् ॥ रहस्याचरितंपापंमुच्यतेस्नान
कर्मणा ॥ ६ ॥ अस्नातस्यक्रियाःसर्वाभवंतिविफलायतः ॥ तस्मात्प्रातश्चरेत्स्नानंनित्यमेवदिनेदिने ॥ ७ ॥ दर्भयुक्तश्चरेत्स्नानंतथासंध्याभिवं
दनम् ॥ सप्ताहंप्रातरस्नायीसंध्याहीनस्त्रिभिर्दिनैः ॥ ८ ॥ द्वादशाहमनग्निःसन्द्विजःशूद्रत्वमाप्नुयात् ॥ अल्पत्वाद्धोमकालस्यबहुत्वात्स्नान
कर्मणः॥९॥प्रातर्नतुतथास्नायाद्धोमकालेविगर्हितः॥गायत्र्यास्तुपरंनास्तिइहलोकेपरत्रच ॥ १० ॥ गायंतंत्रायतेयस्माद्गायत्रीत्यभिधीयते ॥
प्रणवेनतुसंयुक्तांव्याहृतित्रयसंयुताम् ॥ ११ ॥ वायुंवायौजयेद्विप्रःप्राणसंयमनत्रयात् ॥ ब्राह्मणःश्रुतिसंपन्नःस्वधर्मनिरतःसदा ॥ १२ ॥
सवैदिकंजपेन्मंत्रंलौकिकंनकदाचन ॥ गोशृंगेसर्षपोयावत्तावद्येषांनसस्थिरः ॥ १३ ॥

इसकारण प्रतिदिन नित्य प्रभातमे स्नान करै॥७॥कुशाग्रहण करकै स्नान और सन्ध्यावंदन करै प्रभातस्नान न करनेसे सातदिनमें, विना संध्याके तीन दिनमें॥ ८॥अग्नि होत्र न करनेसे बारह दिनमे द्विज शूद्रत्वको प्राप्त होजाताहै स्नानादिविधिके बहुत होने और हवनकालके अल्प होनेसे इसप्रकार स्नानविधि करकै तथा सन्ध्यादि विधि करनेमे होमकाल नहीं मिलताहै॥ ९॥इससे प्रभातकालमें वैसी विधिसे स्नान न करकै संक्षेपसे करै इसलोक और परलोकमें गायत्रीसे परे कुछ नहीं है॥ १०॥अपने जपनेवालेकी रक्षा करती है इसीसे इसको गायत्री कहते है ओंकार और तीनो व्याहृतियोंके सहित॥ ११॥ ब्राह्मण तीनवार प्राणायाम करकै वायुका निरोध करै श्रुतिसम्पन्न ब्राह्मण सदा अपने धर्ममें निरत हुआ ॥ १२ ॥ वैदिक मंत्रका जप करै लौकिक मंत्रका नहीं गौके शृंगपर जितनी देर सरसौं स्थित रहती है इतने

जीर्ण देवालय, वल्मीक, ( सर्पस्थान ) हरित तृण ॥ १० ॥ जीवसहित गर्तस्थानमें, चलते हुए मार्गमें, स्थित होता हुआ मलत्याग न करै दोनों संध्याओंमें
जप, भोजन, दँतौन ॥ ११ ॥ पितृकार्य, देवकार्यमें, मूत्रपुरीष करनेमें, मैथुनमें, गुरुके समीपमें ॥ १२ ॥ योग दान तथा ब्रह्मयज्ञमें द्विजको मौन रहना चा
हिये सब देवता, ऋषि, उरग, राक्षस ॥ १३ ॥ इस भूमिसे बाहर होजाओ मैं शौच करता हूं इसप्रकार प्रार्थना कर विधिपूर्वक शौच करै ॥ १४ ॥ वायु,
अग्नि, ब्राह्मणं, आदित्य, जल और गौको देखता हुआ कभी विष्ठामूत्र न करे ॥ १५ ॥ दिनमें उत्तरकी ओर मुखकर रात्रिमें दक्षिणकी ओर मुखकर मलमूत्र
करै फिर उसके ऊपर मृत्तिका पत्ते और तृण डाल दे जिससे सूर्यकी किरणें न पडै ॥ १६ ॥ फिर मेढ्र ग्रहण किये उठकर जलके समीप जाय और पात्रमें जल

नससत्वेपुगर्तेपुनगच्छन्नपथिस्थितः ॥ संध्ययोरुभयोर्जप्येभोजनेदंतधावने ॥ ११ ॥ पितृकार्येचदैवेचतथामूत्रपुरीषयोः ॥ उत्सारेमैथुने
वापितथावैगुरुसन्निधौ ॥ १२ ॥ यागेदानेब्रह्मयज्ञेद्विजोमौनंसमाचरेत् ॥ देवताऋषयःसर्वेपिशाचोरगराक्षसाः ॥ १३ ॥ इतोगच्छंतुभूतानि
बहिर्भूमिंकरोम्यहम् ॥ इतिसंप्रार्थ्यपश्चात्तुकुर्याच्छौचंयथाविधि ॥ १४ ॥ वाय्वग्नीविप्रमादित्यमापःपश्यंस्तथैवगाः ॥ नकदाचनकु
र्वीतविण्मूत्रस्यविसर्जनम् ॥ १५ ॥ उदङ्मुखोदिवाकुर्याद्रात्रौचेद्दक्षिणामुखः ॥ ततआच्छाद्यविण्मूत्रंलोष्टपर्णतृणादिभिः ॥ १६ ॥ गृही
तलिंगउत्थायसगच्छेद्वारिसन्निधौ ॥ पात्रेजलंगृहीत्वातुगच्छेदन्यत्रचैवहि ॥ १७ ॥ गृहीत्वामृत्तिकांकूलाच्छ्वेतांब्राह्मणसत्तमः ॥ रक्तांपी
तांतथाकृष्णांगृह्णीयुश्चान्यवर्णकाः ॥ १८ ॥ अथवायायत्रदेशेसैवग्राह्याद्विजोत्तमैः ॥ अंतर्जलाद्देवगृहाद्वल्मीकान्मूषकोत्करात् ॥ १९ ॥
कृतशौचावशिष्टाचनग्राह्याःसप्तमृत्तिकाः ॥ मूत्रात्तुद्विगुणंशौचेमैथुनेत्रिगुणंस्मृतम् ॥ २० ॥ एकालिंगेकरेतिस्रउभयोर्मृद्द्वयंस्मृतम् ॥
मूत्रशौचंसमाख्यातंशौचेतद्द्विगुणंस्मृतम् ॥ २१ ॥

ग्रहण कर अन्यत्र जाय ॥ १७ ॥ किनारेसे अच्छी श्वेतवर्णकी मृत्तिकाको ग्रहण करै और क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, रक्त, पीत, कृष्णवर्णकी मृत्तिका ग्रहण करैं
॥ १८ ॥ अथवा अभावमें जिस देशमें जो हो द्विजोत्तम उसीको ग्रहण करे जलके भीतरसे, देवगृहसे, बँबईसे, मूषककी खोदी हुई ॥ १९ ॥ शौचसे अवशिष्ट
रही मृत्तिका यह सात मृत्तिका ग्रहण न करै मूत्रसे दूनी शौचमें और मैथुनमें तिगुनी पवित्रता करै ॥ २० ॥ एकवार लिंगमे तीनवार हाथमें दोनों हाथोंमें
दोवार मूत्र करनेपर शुद्धि करै और शौचमें उससे दूना करे ॥ २१ ॥

फिर अपने ब्रह्मरन्ध्रमें गुरुरूप ईश्वरका ध्यान करै और मनके कल्पित उपचारोंसे विधिपूर्वक पूजन करै॥ ४८॥इसप्रकार इस मंत्रसे संयुत होकर साधक स्तुति करै
गुरुही ब्रह्मा गुरु विष्णु गुरु देव महेश्वर है गुरुही परब्रह्म है उन श्रीगुरुदेवके निमित्त प्रणाम है ॥ ४९॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे भाषाटीकायां
प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ श्रीनारायण बोले चाहै पट् अंगो सहित वेद पढाहो परन्तु आचारहीनको पवित्र नहीं करसक्ता मृत्युकालमें आचारहीन पुरुषको वेद इसप्रकार
त्यागन कर देते हैं जैसे पंख निकलनेसे पक्षी घोंसलोंको त्याग देते है॥ १॥ब्राह्म मुहूर्त पिछले पहरमें उठ मुखादि प्रक्षालन कर वह सब कुछ भलीप्रकार करै और उस
अन्तिम प्रहरमें विद्वान् वेदाभ्यास करै ॥ २॥ फिर कुछ कालपर्यन्त अपने इष्ट देवका चिन्तन करै पूर्व कहे अनुसार योगी छः घडीतक ब्रह्मध्यान करै ॥ ३ ॥ जिसके

ततोनिजब्रह्मरंध्रेध्यायेत्तंगुरुमीश्वरम् ॥ उपचारैर्मानसैश्चपूजयेत्तंयथाविधि ॥ ४८ ॥ स्तुवीताऽनेनमंत्रेणसाधकोनियतात्मवान् ॥ गुरुर्ब्रह्मागु
रुर्विष्णुर्गुरुर्देवोमहेश्वरः ॥ गुरुरेवपरंब्रह्मतस्मैश्रीगुरवेनमः ॥४९॥ इतिश्रीदेवीभा०म०एकादशस्कन्धेप्रातश्चिंतनंनामप्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥
श्रीनारायणउवाच ॥ आचारहीनंनपुनन्तिवेदायद्यप्यधीताःसहषड्भिरंगैः ॥ छंदांस्येनंमृत्युकालेत्यजंतिनीडंशकुंताइवजातपक्षाः ॥१ ॥ ब्राह्मे
मुहूर्तेचोत्थायतत्सर्वंसम्यगाचरेत् ॥ रात्रेरंतिमयामेतुवेदाभ्यासंचरेद्बुधः ॥२॥ किंचित्कालंततःकुर्यादिष्टदेवानुचिंतनम् ॥ योगीतुपूर्वमार्गेण
ब्रह्मध्यानंसमाचरेत् ॥३॥ जीवब्रह्मैक्यतायेनजायतेतुनिरंतरम् ॥ जीवन्मुक्तश्चभवतितत्क्षणादेवनारद ॥ ४ ॥ पंचपंचउपःकालःसप्तपंचाऽ
रुणोदयः ॥ अष्टपंचभवेत्प्रातःशेषःसूर्योदयःस्मृतः॥५॥ प्रातरुत्थाययःकुर्याद्विण्मूत्रंद्विजसत्तमः ॥ नैर्ऋत्यामिषुविक्षेपमतीत्याभ्यधिकंभुवः
॥६॥विण्मूत्रेपिचकर्णस्थआश्रमेप्रथमेद्विजः ॥निवीतंपृष्ठतःकुर्याद्वानप्रस्थगृहस्थयोः ॥ ७ ॥ कृत्वायज्ञोपवीतंतुपृष्ठतःकंठलंबितम् ॥ विण्मू
त्रंतुगृहीकुर्यात्कर्णस्थंप्रथमाश्रमी ॥ ८ ॥ अंतर्धायतृणैर्भूमिंशिरःप्रावृत्यवाससा ॥ वाचंनियम्ययत्नेनष्ठीवनश्वासवर्जितः ॥ ९॥ नफालकृष्टे
नजलेनचितायांनपर्वते ॥ जीर्णदेवालयेकुर्यान्नवल्मीकेनशाद्वले ॥ १० ॥

द्वारा जीव ब्रह्मकी निरन्तर एकता होती है हे नारद ! वह उसी समय जीवन्मुक्त होता है ॥ ४॥ पचपन घडीके उपरान्त उपःकाल होता है सत्तावन घडीके उपरान्त
अरुणोदय होता है अट्ठावन घडीपर प्रभात और शेषमें सूर्योदय होता है॥ ५॥प्रभातकाल उठकर ब्राह्मण विष्ठा मूत्र करै अर्थात् शयनस्थानसे उठकर बाणविक्षेप
मात्रतक दूर जाकर वा अधिक दूर जाकर शौचादि करै ॥६॥ प्रथम आश्रम ब्रह्मचर्यमे विष्ठा मूत्र करतेमे कानमें यज्ञोपवीत रक्खै वानप्रस्थ और गृहस्थ अव
स्थामें यज्ञोपवीत पीठकी ओरही लगाकर॥ ७॥पृष्ठकी ओर कंठलम्बित यज्ञोपवीत करकै गृहस्थी विष्ठा मूत्र करै ब्रह्मचारी कानपर धरै ॥ ८ ॥ तृणसे पृथ्वी
आच्छादित करकै वस्त्रसे शिर ढककर यत्नपूर्वक वाणीको रोक निष्ठीवन करै और श्वाससे वर्जित हो ॥ ९ ॥ हलसे जोती, भूमि, जल, चिता, पर्वत,

हृदयमें, पांचवाँ कण्ठ और छठा भ्रूमध्यमें हैं उनमें भ्रूमध्यमें जो कमल है उसमें दो दल हैं उन दो दलोंमें दक्षिण क्रमानुसार लगे हुए ह्ला हं, क्षं वर्ण हैं उनको नमस्कार करता हूं कण्ठमें जो कमल है उसमें सोलह दल है उन दलोंमें दक्षिणावर्तके क्रमसे लगे हुए अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ऋ, ॠ, ऌ, ॡ, ए, ऐ, ओ, औ, अं, अः, सोलह स्वर वर्णरूप हैं उनको नमस्कार है हृदयस्थित पद्मके बारह दल हैं उनमें यथाक्रमसे क, ख, ग, घ, ङ, च, छ, ज, झ, ञ, ट, ठ, यह बारह वर्णरूप है, उनको प्रणाम है नाभिस्थानमें स्थित पद्मके १० दल है उनमें दक्षिणावर्तके अनुसार लगे हुए ड, ढ, ण, त,थ,द, ध,न, प, फ, वर्ण हैं इनको नमस्कार है लिङ्गमूल पद्मके छः दल हैं उसमें दक्षिणावर्त-क्रमसे लगे हुए ब,भ, म, य, रं, ल, वर्णको नमस्कार है. गुदमूलस्थित पद्मके चार दलं, हैं उनमें दक्षिणावर्त क्रमसे स्थित व, श, ष, स, चार वर्णको नमस्कार है. इनका आशय यह है कि, उक्त छः स्थानोंमें कहे छः पद्मोके ध्यान कर उनके दलमें प्रत्येक रूप और वर्णका ध्यान करके नमस्कार करै॥ ४३ ॥रक्तवर्ण चार पँखुरी युक्त गुदमूलमें जो कमल है उसमें पद्मनालके सूतकी समान अत्यन्त सूक्ष्मरूपवाली कुलकुण्ड

अरुणकमलसंस्थातद्रजःपुंजवर्णाहरनियमितचिह्नापद्मतंतुस्वरूपा ॥ रविहुतवहराकानायकास्यस्तनाढ्यासकृदपियदिचित्तेसंवसेत्स्यात्स मुक्तः ॥ ४४ ॥ स्थितिःसैवागतिर्यात्रामतिश्चिंतास्तुतिर्वचः ॥ अहंसर्वात्मकोदेवस्तुतिःसर्वंत्वदर्चनम् ॥ ४५ ॥ अहंदेवीनचान्योऽस्मिब्रह्मै वाहंनशोकभाक् ॥ सच्चिदानंदरूपोऽहंस्वात्मानमितिचिंतयेत् ॥ ४६ ॥ प्रकाशमानांप्रथमेप्रयाणेप्रतिप्रयाणेप्यमृतायमानाम् ॥ अंतःपद व्यामनुसंचरंतीमानंदरूपामबलांप्रपद्ये ॥ ४७ ॥

लिनी शक्ति विराजमान है वह रजोगुण मयी रक्तवर्ण है सूर्यबिन्दु उसका मुख, अग्निबिन्दु उसके दोनों स्तन हैं उसका नाम मायाबीज अर्थात् ( ह्रीं ) है यह बीज प्रतिपाद्य अर्थ है वह जिसके हृदयमें एकवारभी प्रगट होता है वह जीवन्मुक्त होता है ॥४४॥ वही कुंडलिनी शक्ति सहकृत अहंशब्द प्रतिपाद्य है यही हम, यही भगवती, वही स्थिति गति, यात्रा, मति, चिन्ता, स्तुति, वचन सर्वात्मक देव मैही हूं और सब स्तुति हमारा अर्चन है॥ ४५ ॥मैंही देवी हूं, दूसरा नहीं. मैही ब्रह्म हूं शोकभागी नहीं हूं, मैही सच्चिदानन्द हूं इस प्रकार अपने आत्मामें विचार करै॥ ४६ ॥फिर हर्षगद्गद चित्तसे देवी कुंडलिनीका ध्यान करै जो प्रथमही ब्रह्मरन्ध्रमें जानेसे प्रकाशमान है फिर मूलाधारमें आनेसे अमृतसे परिव्याप्त अर्थात ब्रह्मरंध्रमें स्थित अमृतधारासे युक्त सुषुम्नामें गमन करती हुई आनंद रूप अबला कुंडलिनीकी शरण होता हूं ॥ ४७ ॥

फिर मस्तक कुछेक ऊंचा होकर हिलावे मुख ऊँचाकर अपनी ठोढीसे वक्षस्थलको स्पर्शकर नेत्र बंद कर अपने बलसे स्थित होकर दांतोसे दाँतोको न लगावे ॥ ॥ ३५ ॥ जिह्वाको लौटकर तालुस्थानमे लगादे विवृतमुख हो निश्चल हुआ इन्द्रियसमूहको रोके हुए चैल अजिन वा कुशके आसनपर स्थित जो बहुत नीचा न हो बैठे ॥ ३६ ॥ दूने वा तिगुने प्राणायामको करै इसके उपरान्त जो प्रभु हृदयमें दीपकके समान स्थितहै उसका ध्यान करै ॥ ३७ ॥ और विद्वान् धारण पूर्वक धारणा करै, प्राणायाम सधूम ( श्वाससंयुक्त ) विधूम अर्थात् अतिशय अभ्याससे चित्तके स्थिर होनेपर मध्यम कहाता है, वही दो प्रकारका है सगर्भ ( मंत्रजपके सहित ) अगर्भ मंत्रजपरहित ॥ ३८ ॥ फिर अति अभ्याससे चित्तके स्थिर होनेसे प्राणायाम उत्तम होता है वह सलक्ष्य देवताके ध्यानके सहित अलक्ष्य ध्यानरहित होनेसे यह प्राणायाम छःप्रकारका है प्राणायामकी समान योगप्राणायामही है दूसरा नहीं ॥ ३९ ॥ रेचक, पूरक, कुंभक नामसे तीन प्रका

उत्तानंकिंचिदुत्तानंमुखमवष्टभ्यचोरसा ॥ निमीलिताक्षःसत्त्वस्थोदंतैर्दंतान्नसंस्पृशेत् ॥ ३५॥ तालुस्थाचलजिह्वश्चसंवृतास्यःसुनिश्चलः ॥ सन्निरुद्धेंद्रियग्रामोनातिनिम्नस्थितासनः ॥ ३६ ॥ द्विगुणंत्रिगुणंवापिप्राणायाममुपक्रमेत्॥ ततोध्येयःस्थितोयोऽसौहृदयेदीपवत्प्रभुः ॥३७ ॥ धारयेत्तत्रचाऽऽत्मानंधारणांधारयेद्बुधः ॥ सधूमश्चविधूमश्चसगर्भश्चाप्यगर्भकः ॥३८ ॥ सलक्ष्यश्चाप्यलक्ष्यश्चप्राणायामस्तुषड्विधः ॥ प्राणायामसमोयोगःप्राणायामइतीरितः ॥ ३९ ॥ प्राणायामइतिप्रोक्तोरेचपूरककुंभकैः ॥ वर्णत्रयात्मकाह्येतेरेचपूरककुंभकाः ॥ ४० ॥ सएवप्रणवःप्रोक्तःप्राणायामश्चतन्मयः ॥ इडयावायुमारोप्यपूरयित्वोदरेस्थितम् ॥४१॥ शनैःषोडशमात्राभिरन्ययातंविरेचयेत् ॥ एवंसधूमःप्राणानामायामःकथितोमुने ॥ ४२ ॥ आधारेलिंगनाभिप्रकटितहृदयेतालुमूलेललाटेद्वेपत्रेषोडशारेद्विदशदशदलद्वादशार्धेचतुष्के ॥ वासांतेबालमध्येडफकठसहितेकंठदेशेस्वराणांहंक्षंतत्त्वार्थयुक्तंसकलदलगतंवर्णरूपंनमामि ॥ ४३ ॥

रका है इसमें 'ॐ' के तीनो वर्णोंका क्रमसे ध्यान होता है ॥ ४० ॥ वह परमात्माही प्रणव कहाता है और तन्मय होनेसे प्राणायाम उसीका रूप है बाँई ओरकी नाडी इडा, दक्षिण ओरकी नाडी पिंगला कहाती है सो इडानाडीद्वारा वायुको पूरणकर अर्थात् वामनासिकापुटसे ३२ वार अकारको आवर्तन कर वायुको आरोपण कर उसे खैंचकर पूरक करै पीछे चौंसठ बार उकारको आवर्तन करते हुए उदरमें स्थित कुभक करके फिर दक्षिणनासा पुटसे ॥ ४१ ॥ सोलह वार मकारका आवर्तन करता हुआ उस वायुको विरेचन करै अर्थात् त्यागे इसीप्रकार पिंगलासे करै यह प्रणायाम सधूम कहाताहै ॥ ४२ ॥ प्राणायामके पश्चात् कुण्डलिनीके चक्रभेद कहते है इस देहमें क्रमसे षट् कमल है पहला गुदस्थानमें, दूसरा लिङ्गके मूलमें, तीसरा नाभिचक्र, चौथा

और तंत्रोंमें किसी कटाक्षसे जो धर्म कहा है वोह श्रुति स्मृतिका विरोधी धर्म ग्रहणकरना न चाहिये ॥ २४ ॥ और वेदका अविरोधी तंत्रका प्रमाण होसक्ता है इसमें सन्देह नहीं जो प्रत्यक्ष श्रुतिके विरुद्ध हो उसका प्रमाण नहीं होसक्ता जिस प्रकार कि, तप्त मुद्राधारण आदि कहीं कहीं लिखा है, वह वेदके विरुद्ध होनेसे अप्रमाण है ॥ २५ ॥ धर्ममार्गमें सर्वथा वेदही प्रमाण है, उसके अविरुद्धही जो कुछ हो उसीका प्रमाण है औरका नहीं ॥ २६ ॥ जो वेद धर्मको त्यागकर दूसरे प्रमाणमें वर्तते है उनकेही शिक्षाके निमित्त यमलोकमें कुण्ड विद्यमान हैं ॥ २७ ॥ इसकारण सब प्रयत्नसे वेदोक्त धर्मका आश्रय करना चाहिये स्मृति पुराण दूसरे और ग्रंथ वा तंत्र शास्त्र ॥ २८ ॥ यह वेदमूलक होनेसेही प्रमाण है, अन्यथा नहीं जो कुशास्त्रोंके योगसे मनुष्योंको वर्तवाते है ॥ २९ ॥ वे

वेदाविरोधिचेत्तंत्रंतत्प्रमाणंनसंशयः ॥ प्रत्यक्षश्रुतिरुद्धंयत्तत्प्रमाणंभवेन्नच ॥ २५ ॥ सर्वथावेदएवासौधर्ममार्गप्रमाणकः ॥ तेनाविरुद्धंयत्किंचित्तत्प्रमाणंनचान्यथा ॥ २६ ॥ योवेदधर्ममुज्झित्यवर्ततेऽन्यप्रमाणतः ॥ कुंडानितस्यशिक्षार्थंयमलोकेवसंतिहि ॥ २७ ॥ तस्मात्सर्वप्रयत्नेनवेदोक्तंधर्ममाश्रयेत् ॥ स्मृतिःपुराणमन्यद्वातंत्रंवाशास्त्रमेवच ॥२८॥ तन्मूलत्वेप्रमाणंस्यान्नान्यथातुकदाचन ॥ येकुशास्त्राभियोगेनवर्तयंतीहमानवान् ॥ २९ ॥ अधोमुखोर्ध्वपादास्तेयास्यंतिनरकार्णवम् ॥ कामाचाराःपाशुपतास्तथावैलिंगधारिणः ॥ ३० ॥ तप्तमुद्रांकितायेचवैखानसमतानुगाः ॥ तेसर्वेनिरयंयांतिवेदमार्गबहिष्कृताः ॥ ३१ ॥ वेदोक्तमेवसद्धर्मंतस्मात्कुर्यान्नरःसदा ॥ उत्थायोत्थायबोद्धव्यंकिंमयाऽद्यकृतंकृतम् ॥ ३२ ॥ दत्तंवादापितंवापिवाक्येनापिचभाषितम् ॥ उपपापेषुसर्वेषुपातकेषुमहत्स्वपि ॥ ३३ ॥ अवाप्यरजनीयामंब्रह्मध्यानंसमाचरेत् ॥ ऊरुस्थोत्तानचरणःसव्येचोरौतथोत्तरम् ॥ ३४ ॥

अधोमुख और ऊर्ध्वपाद होकर नरक सागरमें पडते है यथेष्ट आचरण करनेवाले लिंगधारी पाशुपत ॥ ३० ॥ जो तप्तमुद्रा शंख चक्र जलाकर शरीरपर धारण करनेवाले वैखानस मतके अनुसार चलनेवाले वे वेदमार्गके बाहर चलनेवाले सब नरकमें जायगे ॥ ३१ ॥ वेदकाही कहाहुआ सद्धर्म है इसकारण मनुष्योंको वही सदा करना चाहिये बार बार जागरूक होकर जानना चाहिये कि, मैंने आज क्या किया है ॥ ३२ ॥ दिया दिलाया वा वाणीसे कहा हुआ, वा सब उपपातक और महापातकोंमें मैंने क्या पातक किया है यह निरन्तर विचारना चाहिये ॥ ३३ ॥ जब प्रहरभर रात रहजाय तब उठकर ब्रह्मका ध्यान करै वह कर्म यह है कि, पहले वाम ऊरुके ऊपर दक्षिण चरण चित्त करके रक्खे और दक्षिण ऊरुके ऊपर बाँयाँ चरण उसी प्रकार स्थापित करै ॥ ३४ ॥

आचारसे कर्म प्राप्त होता, कर्मसे ज्ञान और ज्ञानसे मोक्ष होती है यह मनुजी कहते है ॥१३॥ हे परंतप ! यह आचारही सब धर्मोंमें श्रेष्ठ है, इसीसे ज्ञान होता है इस ज्ञानसेही सब साधा जाता है॥१४॥ हे द्विजश्रेष्ठ! जो पुरुष आचारहीन होकर वर्तता है वह शूद्रकी समान सब धर्मोंसे बाहर होनेसे आचारभ्रष्ट होनेसे शूद्रकी समान है॥१५॥ शास्त्र और लौकिक भेदसे आचार दोप्रकारका है शुभकी इच्छावालेको यह दोनोंही करने चाहिये, त्यागने न चाहिये ॥ १६ ॥ ग्रामधर्म, जातिधर्म, देशधर्म, कुलधर्म, यह सब मनुष्योंको ग्रहण करने चाहिये और उल्लंघन न करना चाहिये ॥ १७॥ दुराचारी पुरुष लोकमें निन्दित होता है वह सदा दुःखभागी और व्याधिसे व्याप्त रहता है ॥१८॥ धर्मसे रहित अर्थ और कामकोभी त्याग करदे और जो धर्मभी प्राणियोंको पीडा करनेवाले हों उनको भी त्याग करदे

सर्वधर्मवरिष्ठोऽयमाचारःपरमंतपः ॥ तदेवज्ञानमुद्दिष्टंतेनसर्वंप्रसाध्यते ॥१४॥ यस्त्वाचारविहीनोऽत्रवर्ततेद्विजसत्तमः॥ सशूद्रवद्बहिष्कार्यो यथाशूद्रस्तथैवसः ॥ १५ ॥ आचारोद्विविधःप्रोक्तःशास्त्रीयोलौकिकस्तथा ॥ उभावपिप्रकर्तव्यौनत्याज्यौशुभमिच्छता ॥ १६ ॥ ग्रामधर्मा जातिधर्मादेशधर्माःकुलोद्भवाः ॥ परिग्राह्यानृभिःसर्वैर्नैवतांल्लंघयेन्मुने ॥ १७ ॥ दुराचारोहिपुरुषोलोकेभवतिनिंदितः ॥ दुःखभागीचसततं व्याधिनाव्याप्तएवच ॥ १८ ॥ परित्यजेदर्थकामौयौस्यातांधर्मवर्जितौ ॥ धर्ममप्यसुखोदर्कंलोकविद्विष्टमेवच ॥ १९ ॥ नारदउवाच ॥ बहुत्वादिहशास्त्राणांनिश्चयःस्यात्कथंमुने ॥ कियत्प्रमाणंतद्ब्रूहिधर्ममार्गविनिर्णये ॥ २० ॥ नारायणउवाच ॥ श्रुतिस्मृतीउभेनेत्रेपुराणंहृदयं स्मृतम् ॥ एतत्त्रयोक्तएवस्याद्धर्मोनान्यत्रकुत्रचित् ॥ २१ ॥ विरोधोयत्रतुभवेत्त्रयाणांचपरस्परम् ॥ श्रुतिस्तत्रप्रमाणंस्याद्द्वयोर्द्वैधेस्मृतिर्वरा ॥ ॥ २२ ॥ श्रुतिद्वैधंभवेद्यत्रतत्रधर्मावुभौस्मृतौ ॥ स्मृतिद्वैधंतुयत्रस्याद्विषयःकल्प्यतांपृथक् ॥ २३ ॥ पुराणेषुक्वचिच्चैवतंत्रदृष्टंयथातथम् ॥ धर्मंवदंतितंधर्मंगृह्णीयान्नकथंचन ॥ २४ ॥

पशुहननादि धर्मभी गर्हित है॥१९॥ नारदजी बोले हे मुने ! शास्त्र बहुत है इनमे निश्चय किसप्रकार हो सकता है ? सो धर्ममार्गके निर्णयमें किसका प्रमाण क्रिया जाय॥२०॥ श्रीनारायण बोले, परमात्माके श्रुति स्मृति यह दोनो नेत्र है, पुराण हृदय है, इन्हीं तीनमें कहा हुआ धर्म है और इनके सिवाय कहीं नहीं अर्थात् परमेश्वरके नेत्ररूप श्रुति स्मृतिसे देखा हुआ धर्म सत्य है और पुराणरूप हृदयमे विचाराहुआ सत्य है॥२१॥ जहां कहीं वेद स्मृति और पुराणोंमें विरोध दीखै वहां श्रुतिका प्रमाण मानना होता है और जहां पुराण और स्मृतिका विरोध हो वहां स्मृतिका प्रमाण मानना चाहिये ॥ २२ ॥ और जहां श्रुतिमें परस्पर विरोध हो वहां दोनोंही प्रमाण है जहॉ स्मृतिमे दो भॉति लिखाहो वहां भिन्न विषयकी कल्पना करके विरोधका परिहार करना चाहिये ॥ २३ ॥ और जो कहीं पुराण

# अथ श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते एकादशस्कन्धः प्रारभ्यते ॥

॥ इति श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते दशमस्कन्धः समाप्तः ॥

जिस प्रकार उसने देवता और ब्राह्मणोंकी अवमानना की उनका नाशकिया तथा जैसे देवताओंको स्थानभ्रष्ट किया वह सब आदरसे कहा॥ ७॥और यथावत् उन्होने ब्रह्माके वरदानको कथन किया, तब महाभगवती देवताओंके मुखसे यह वचन सुन॥ ८॥उस स्थानमें स्थित भ्रमरोंको प्रेरण करती हुई जो पार्श्वमें स्थित नाना रूप धारण किये थे॥ ९॥इस प्रकार बहुतसे भ्रमर और भ्रमरियोंको देवीने प्रगट किया, जिनसे जगत् व्याप्त होगया शलभोंके यूथकी समान उनका यूथ निर्गत हुआ ॥ ११०॥तब उनसे अन्तरिक्ष व्याप्त होगया जिससे पृथ्वीमें अंधकार छागया आकाश पर्वत वृक्षों और वनोंमे ॥ ११॥ भ्रमरही व्याप्त होगये यह अद्भुत बात

देवब्राह्मणवेदानांहेलनंनाशनंतथा ॥ स्थानभ्रंशंसुराणांचकथयामासुरादृताः ॥ ७ ॥ ब्रह्मणोवरदानंचयथावत्तेसमूचिरे ॥ श्रुत्वादेवमुखाद्वाणीं महाभगवतीतदा ॥ ८ ॥ प्रेरयामासहस्तस्थान्भ्रमरान्भ्रामरीतदा ॥ पार्श्वस्थानग्रभागस्थान्नानारूपधरांस्तद। ॥ ९ ॥ जनयामासबहुशोयै र्व्याप्तंभुवनत्रयम् ॥ मटचीयूथवत्तेषांसमुदायस्तुनिर्गतः ॥ ११० ॥ तदांतरिक्षंतैर्व्याप्तमंधकारःक्षितावभूत् ॥ दिविपर्वतशृंगेषुद्रुमेषुविपिने ष्वपि ॥ ११ ॥ भ्रमराएवसंजातास्तदद्भुतमिवाऽभवत् ॥ तेसर्वेदैत्यवक्षांसिदारयामासुरुद्धताः ॥१२॥ नरंमधुहरंयद्वन्मक्षिकाःकोपसंयुताः ॥ उपायोनचशस्त्राणांतथाऽस्त्राणांतदाऽभवत् ॥१३॥ नयुद्धंनचसंभापाकेवलंमरणंखलु ॥ यस्मिन्यस्मिन्स्थलेयेयेस्थितादैत्यायथायथा॥१४॥ तत्रैवचतथासर्वेमरणंप्रापुरुत्स्मयाः ॥ परस्परंसमाचारोनकस्याप्यभवत्तदा ॥ १५ ॥ क्षणमात्रेणतेसर्वेविनष्टादैत्यपुंगवाः ॥ कृत्वेत्थंभ्रमराः कार्यंदेवीनिकटमाययुः ॥ ११६ ॥ आश्चर्यमेतदाश्चर्यमितिलोकाःसमूचिरे ॥ किंचित्रंजगदंबायायस्यामायेयमीदृशी ॥ १७ ॥

हुई वे सब एकत्र होकर दैत्योंकी छाती विदीर्ण करने लगे॥ १२॥जिस प्रकार शहतकी मक्खी शहत लेनेवाले मनुष्यकी लिपट जाती है, ऐसे भौंरे लिपट गये उस समय अस्त्र शस्त्रोंका उपाय न चला॥ १३॥न युद्ध न और बात होती थी केवल मरणही होताथा जिस जिस स्थानमें जो जो दैत्य जिसप्रकार स्थित थे॥ १४॥ वह वहां उसी प्रकार मरणको प्राप्त होते हुए, उस समय परस्पर किसीको किसीका समाचार ज्ञात न हुआ॥ १५॥ क्षणमात्रमें वह सब दैत्य नष्ट होगये इस प्रकार कार्यकर भौंरे देवीके समीप आगये॥ १६॥लोक सब आश्चर्य कहने लगे कि, जगदम्बामें क्या आश्चर्य है, जिसकी माया इस प्रकार है ॥ १७ ॥

हे चण्डमुण्डनाशिनी ! दानवान्तकरी शिवा, विजया, गंगा, शारदा, विकच [ खिले ] मुखवाली शारदाको प्रणाम है ॥९४॥ हे पृथ्वीरूप, दयारूप, तेजोरूप, प्राणरूप, महाभूतरूप ! तुमको वारंवार प्रणाम है ॥९५॥ हे विश्वमूर्त्ति,दयाकी मूर्त्ति,धर्ममूर्त्ति, देवमूर्त्ति, ज्योतिमूर्त्ति, ज्ञानमूर्त्ति ! तुमको वारंवार प्रणाम है॥९६॥ हे गायत्रि ! [ गान करनेवालोंकी रक्षक, ] वरदायक, दिव्यगुणवाली, सावित्रि, सरस्वति, स्वाहा, स्वधा, दक्षिणामाता ! आपको वारंवार प्रणाम है ॥ ९७ ॥ सब आगम तुमको नेतिवाक्यसे वर्णन करते हैं,हम सबसे पृथक् रूप परदेवताका भजन करते हैं ॥ ९८॥ भ्रमरोंसे वेष्टित होनेसे तुम्हारा नाम भ्रामरी होगा, इस देवीस्वरूप आपको वारंवार प्रणाम है ॥ ९९॥ दोनों ओर पृष्ठभाग आगे पीछे ऊपर नीचे सर्वत्र तुमको प्रणाम है ॥ १०० ॥ हे मणिद्वीपाधिवासिनी महादेवि

चंडमुंडप्रमथिनिदानवांतकरेशिवे ॥ नमस्तेविजयेगंगेशारदेविकचानने ॥ ९४॥ पृथ्वीरूपेदयारूपेतेजोरूपेनमोनमः ॥ प्राणरूपेमहारूपेभूतरूपेनमोऽस्तुते ॥ ९५ ॥ विश्वमूर्तेदयामूर्तेधर्ममूर्तेनमोनमः ॥ देवमूर्तेज्योतिमूर्तेज्ञानमूर्तेनमोऽस्तुते ॥ ९६ ॥ गायत्रिवरदेदेविसावित्रिचसरस्वति ॥ नमःस्वाहेस्वधेमातर्दक्षिणेतेनमोनमः ॥ ९७ ॥ नेतिनेतीतिवाक्यैर्याबोध्यतेसकलागमैः ॥ सर्वप्रत्यक्स्वरूपांतांभजामःपरदेवताम् ॥ ९८ ॥ भ्रमरैर्वेष्टितायस्माद्भ्रामरीयाततःस्मृता ॥ तस्यैदेव्यैनमोनित्यंनित्यमेवनमोनमः ॥ ९९॥ नमस्तेपार्श्वयोःपृष्ठेनमस्तेपुरतोंबिके ॥ नमऊर्ध्वंनमश्चाधःसर्वत्रैवनमोनमः ॥ १०० ॥ कृपांकुरुमहादेविमणिद्वीपाधिवासिनि ॥ अनंतकोटिब्रह्मांडनायिकेजगदंबिके ॥ १ ॥ जयदेविजगन्मातर्जयदेविपरात्परे ॥ जयश्रीभुवनेशानिजयसर्वोत्तमोत्तमे ॥ २ ॥ कल्याणगुणरत्नानामाकरेभुवनेश्वरि ॥ प्रसीदपरमेशानिप्रसीदजगतोरणे ॥ ३ ॥ नारायणउवाच ॥ इतिदेववचःश्रुत्वाप्रगल्भंमधुरंवचः ॥ उवाचजगदंबासामत्तकोकिलभाषिणी ॥ ४ ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ प्रसन्नाऽहंसदादेवावरदेशशिखामणिः ॥ ब्रुवंतुविबुधाःसर्वेयदेवस्याचिकीर्षितम् ॥ ५ ॥ देवीवाक्यंसुराःश्रुत्वाप्रोचुर्दुःखस्यकारणम् ॥ दुष्टदैत्यस्यचरितजगद्बाधाकरंपरम् ॥ ६ ॥

कृपा करो, हे अनंत कोटिब्रह्माण्डकी नायिका जगदम्बा ! ॥ १०१ ॥ हे देवी जगन्मातः, परात्परा, श्रीभुवनेशानी, सर्वोत्तमोंमें उत्तम, तुम्हारी जय हो ॥ ॥ १०२ ॥ कल्याणकारी गुणरूपी रत्नोंकी खान, भुवनेश्वरि, परमेशानी, जगत्की कारण प्रसन्न हो ॥ ३ ॥ नारायण बोले, इसप्रकार देवताओंके प्रगल्भ और मनोहर वचन सुन मत्त कोकिलकी समान जगदम्बा बोली ॥ ४ ॥ श्रीदेवी बोली, हे देवताओ ! मैं तुमसे प्रसन्न हूं जो तुम्हारी इच्छा हो सो हमसे कहो ॥ ५ ॥ देवीके वचन सुनकर देवता अपने दुःखका कारण दुष्टदैत्यका चरित्र और उसकी जगत्को बाधा देना कहने लगे ॥ ६ ॥

वरदायिका, अभयकारिणी, शांता, करुणामृतसागरा अनेक भौंरोंसे संयुक्त फूलोंकी मालासे विराजित ॥८२॥ असंख्यात विचित्र भ्रमरियोंसे संयुक्त, भ्रमरोंसे गीयमान अर्थात् ह्रींकार शब्द करते हुए भौंरोंसे सेवित॥८३॥चारों ओर कोटि कोटि ऐसे भ्रमर व्याप्त सब शृंगार वेषसे सम्पन्न सब वेदोंसे प्रशंसित॥८४॥सर्वात्मावाली सर्वमयी;सब मंगलकी रूपवाली,सर्वज्ञा,सबकी जननी,सर्वरूपा,सर्वेश्वरी, शिवाको ॥८५॥ देखकर चंचलात्मा देवता प्रसन्नमन होकर वेदप्रतिपाद्या देवीका स्तव करने लगे ॥८६॥देवता बोले,हे देवि! महाविद्ये सृष्टिकी स्थिति और अन्त करनेवाली कमललोचनी सर्वाधारे !तुमको प्रणाम हैं ॥८७ ॥ विश्व, तैजस, प्राज्ञ, विराट् सूत्रात्मावाली तुमको प्रणाम है, अव्याकृतरूप कूटस्थके निमित्त प्रणाम है ॥८८ ॥ हे दुर्गे ! तुम सर्गादिसे रहित दुष्टोंके निरोध करनेको शृंखलारूप स्वयं

वराभयकराशांताकरुणामृतसागरा ॥ नानाभ्रमरसंयुक्तपुष्पमालाविराजिता ॥ ८२ ॥ भ्रमरीभिर्विचित्राभिरसंख्याभिः समावृता ॥ भ्रमरैर्गीयमानैश्चह्रींकारमनुमन्वहम् ॥ ८३ ॥ समंततःपरिवृताकोटिकोटिभिरंबिका ॥ सर्वशृंगारवेषाढ्यासर्ववेदप्रशंसिता ॥ ८४ ॥ सर्वात्मिका सर्वमयीसर्वमंगलरूपिणी ॥ सर्वज्ञासर्वजननीसर्वासर्वेश्वरीशिवा ॥ ८५ ॥ दृष्ट्वातांतरलात्मानोदेवाब्रह्मपुरोगमाः ॥ तुष्टुवुर्हृष्टमनसोविष्टरश्रवसंशिवाम् ॥ ८६ ॥ देवाऊचुः ॥ नमोदेविमहाविद्येसृष्टिस्थित्यंतकारिणि ॥ नमःकमलपत्राक्षिसर्वाधारेनमोऽस्तुते ॥ ८७ ॥ सविश्वतैजसप्राज्ञविराट्सूत्रात्मिकेनमः॥ नमोव्याकृतरूपायैकूटस्थायैनमोनमः ॥ ८८॥ दुर्गेसर्गादिरहितेदुष्टसंरोधनार्गले ॥ निरर्गलप्रेमगम्येभर्गेदेविनमोऽस्तुते ॥ ८९ ॥ नमःश्रीकालिकेमातर्नमोनीलसरस्वति ॥ उग्रतारेमहोग्रेतेनित्यमेवनमोनमः ॥ ९० ॥ नमःपीतांबरेदेविनमस्त्रिपुरसुंदरि ॥ नमोभैरविमातंगिधूमावतिनमोनमः ॥ ९१ ॥ छिन्नमस्तेनमस्तेऽस्तुक्षीरसागरकन्यके ॥ नमःशाकंभरिशिवेनमस्तेरक्तदंतिके॥९२ ॥ निशुंभशुंभदलनिरक्तबीजविनाशिनि ॥ धूम्रलोचननिर्णाशेवृत्रासुरनिबर्हिणि ॥ ९३ ॥

निरर्गल, प्रेमसे गम्यमान हो,तेजरूप देवीके निमित्त प्रणाम है ॥८९॥हे मातः कालिके हे नीलसरस्वति, हे उग्रतारा महाउग्रा ! आपके निमित्त वारंवार प्रणाम है ॥९०॥ हे पीताम्बरे ! [ बगलामुखी देवी] हे त्रिपुरसुन्दरि ! भैरवी,मातंगी,धूमावती तुमको वारंवार प्रणाम है ॥९१ ॥ हे छिन्नमस्ते ! आपको प्रणाम है हे क्षीरसागरकन्ये ! आपको प्रणाम है हे शांकभरि ! हे शिवे ! हे रक्तदन्तिके ! तुमको वारंवार प्रणाम है ॥ ९२ ॥ हे शुंभनिशुंभकी दलन करनेवाली ! हे रक्तबीजनाशिनी ! हे धूम्रलोचनकी नाशक तेजरूपिणी ! तुमको वारंवार प्रणाम है हे वृत्रासुरनाशिनी तुमको प्रणाम है ॥ ९३ ॥

हम ध्यानयोगसे परमेशानीकी सेवा करते हैं, वह भगवती प्रसन्न होकर तुम्हारी सहायता करेगी॥७०॥यह आदेश करके सब देवता जाम्बूनदेश्वरीके समीप गये
कि, वह शोभना दैत्योंके भयसे घबराये हुए हमारी रक्षा करैंगी ॥७१॥ वहां जाकर सब कोई तपश्चर्या करने लगे वे सब मायाबीजके जपमें आसक्त देवीके
ध्यानयज्ञमें परायण हुए ॥७२॥ तब बृहस्पति बहुत शीघ्र असुरके समीप गये मुनिको आया देख दैत्यराज पूंछने लगा ॥७३॥ हे मुने ! तुम्हारा आगमन
कहांसे किस निमित्त हुआ है, मै तुम्हारा पक्षपाती नहीं किन्तु शत्रु हूं ॥७४॥ यह उसके वचन सुन मुनिराज बोले जो देवी हमारी सेवनीय है, उसीको निर
न्तर तुम आराधन करते हो॥७५॥फिर तुम हमारे पक्षपाती क्यों नहीं यह कहिये यह वचन सुन वह दैत्य देवमायासे मोहित हो॥७६॥ अभिमानसे उस परम

अस्माभिःपरमेशानीसेव्यतेध्यानयोगतः ॥ प्रसन्नासाभगवतीसाहाय्यंतेकरिष्यति ॥७० ॥ इत्यादिश्यगुरुंसर्वेजग्मुर्जाम्बूनदेश्वरीम् ॥ सास्मा
न्दैत्यभयत्रस्तान्पालयिष्यतिशोभना ॥ ७१ ॥ तत्रगत्वातपश्चर्याचक्रुःसर्वेसुनिष्ठिताः ॥ मायाबीजजपासक्तादेवीमखपरायणाः ॥ ७२ ॥
बृहस्पतिस्ततःशीघ्रंजगामाऽसुरसन्निधौ ॥ आगतंमुनिवर्यंतंपप्रच्छाऽथसदैत्यराट् ॥७३॥ मुनेकुत्राऽगमःकस्मात्किमर्थमितिमेवद ॥ नाहंयु
ष्मत्पक्षपातीप्रत्युताराातिरेवच ॥ ७४ ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाप्रोवाचमुनिनायकः ॥ अस्मत्सेव्याचयादेवीसात्वयापूज्यतेऽनिशम् ॥ ७५ ॥
तस्मादस्मत्पक्षपातीनभवेस्त्वंकथंवद ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वामोहितोदेवमायया ॥ ७६ ॥ तत्याजपरमंमंत्रमभिमानेनसत्तम ॥ गायत्रीत्या
गतोदैत्योनिस्तेजस्कोबभूवह ॥ ७७ ॥ कृतकार्योगुरुस्तस्मात्स्थानान्निर्गतवान्पुनः ॥ ततोवृत्तांतमखिलंकथयामासवज्रिणे ॥ ७८ ॥ संतु
ष्टास्तेसुराःसर्वेभेजिरेपरमेश्वरीम् ॥ एवंबहुगतेकालेकस्मिंश्चित्समयेमुने ॥ ७९ ॥ प्रादुरासीज्जगन्माताजगन्मंगलकारिणी ॥ कोटिसूर्यप्रती
काशाकोटिकंदर्पसुंदरा ॥ ८० ॥ चित्रानुलेपनादेवीचित्रवासोयुगान्विता ॥ विचित्रमाल्याभरणाचित्रभ्रमरमुष्टिका ॥ ८१ ॥

मंत्रका जप त्यागन करता हुआ, गायत्रीके त्यागतेही वह तेजहीन हो गया ॥ ७७ ॥ यह कार्यकर गुरु उस स्थानसे निर्गत हुए और इन्द्रसे सब वृत्तान्त
कहा ॥ ७८ ॥ तब देवता संतुष्ट हो परमेश्वरीका भजन करने लगे हे मुने ! इस प्रकार बहुत समय बीतनेसे कुछ कालके उपरान्त ॥ ७९ ॥ जगन्मंगल
कारिणी जगन्माता प्रगट हुई, कोटिसूर्यकी समान प्रकाशमान, कोटिकामवत् सुन्दर ॥ ८० ॥ चित्रविचित्र लेपन लगाये चित्रित दो वस्त्रोंसे सम्पन्न विचित्र
मालाका आभरण पहरे चित्र भ्रमरोंको मुट्ठीमें लिये ॥ ८१ ॥

जय हो ब्रह्माजीने यह वचन सुनकर तथास्तु कहा ॥५५॥ वर देकर ब्रह्माजी शीघ्रही अपने स्थानको चलेगये, तब दैत्यने पातालसे अपने आश्रित ॥ ५६॥
दैत्योंको बुलाय ब्रह्माका वर सुनाया, वे सब असुर आकर दैत्यपतिको घेर लेते हुए ॥५७॥ और युद्धके निमित्त अमरावतीमें दूतको भेजा दूतके वचन सुनकर
देवराज भयसे कंपित हुए॥५८॥ और देवताओंके साथ शीघ्रही ब्रह्मलोकको गये, फिर ब्रह्माजी विष्णुको लेकर शंकरके स्थानमें गये ॥५९॥ और उस दैत्यके
मारनेका विचार करने लगे, इसी समय वह दैत्य सेना लिये॥६०॥ बडी शीघ्रतासे स्वर्गको चला सूर्य, चन्द्र, यम, अग्नि इन सबके अधिकारोको पृथक् पृथक्
॥६१॥लेकर आप अनेक रूप धारणकर तपसे स्वर्ग भोगने लगा यह सब देवता अपने अपने स्थानसे भ्रष्ट हो कैलासको गये॥६२॥और सब देवता अपना

दत्त्वावरंजगामाऽऽशुपद्मजः स्वंनिकेतनम् ॥ ततोरुणाख्योदैत्यस्तुपातालात्स्वाश्रयस्थितान् ॥ ५६ ॥ दैत्यानाकारयामासब्रह्मणोवरदर्पितः ॥
आगत्यतेऽसुराःसर्वेदैत्येशंतंप्रचक्रिरे॥५७॥ दूतंचप्रेषयामासुर्युद्धार्थममरावतीम्॥दूतवाक्यंतदाश्रुत्वादेवराड्भयकंपितः॥५८॥देवैःसार्धंजगा
माऽऽशुब्रह्मणःसदनंप्रति ॥ ब्रह्मविष्णूपुरस्कृत्यजग्मुस्तेशंकरालयम्॥५९॥विचारंचक्रिरेतत्रवधार्थंतेसुरद्रुहाम्॥ एतस्मिन्समयेतत्रदैत्यसेनास
मावृतः॥६०॥अरुणाख्योदैत्यराजोजगामाऽऽशुत्रिविष्टपम् ॥ सूर्येंदुयमवह्नीनामधिकारान्पृथक्पृथक् ॥६१ ॥ स्वयंचकारतपसानानारूपध
रोमुने॥स्वस्वस्थानच्युताःसर्वेजग्मुःकैलासमंडलम्॥६२॥ शशंसुःशंकरंदेवाःस्वस्वदुःखंपृथक्पृथक् ॥ महान्विचारस्तत्राऽऽसीत्किंकर्तव्यम
तःपरम्॥६३॥नयुद्धेनचशस्त्रास्त्रैर्नपुंभ्योनापियोपितः॥ द्विपाद्भ्योवाचतुष्पाद्भ्योनोभयाकारतोऽपिवा॥६४॥मृत्युर्भवेदितिब्रह्माप्रोवाचवचनं
यतः ॥ इतिचिंतातुराःसर्वेकर्तुंकिंचिन्नचक्षमाः॥६५॥ एतस्मिन्समयेतत्रवागभूदशरीरिणी ॥ भजध्वंभुवनेशानींसावःकार्यंविधास्यति॥६६॥
गायत्रीजपसंसक्तोदैत्यराड्यदितांत्यजेत् ॥ मृत्युयोग्यस्तदाभूयादित्युच्चैस्तोपकारिणी ॥ ६७ ॥ श्रुत्वादैवींतथावाणींमंत्रयामासुरादृताः ॥
बृहस्पतिंसमाहूयवचनंप्राहदेवराट् ॥ ६८ ॥ गुरोगच्छसुराणांतुकार्यार्थमसुरंप्रति ॥ यथाभवेच्चगायत्रीत्यागस्तस्यतथाकुरु ॥ ६९ ॥

अपना दुःख पृथक् पृथक् शिवजीसे निवेदन करने लगे, उस स्थानमें बडा विचार प्रारंभ हुआ कि, हमको अब क्या करना चाहिये ॥६३॥ युद्ध,अस्त्र,शस्त्र
पुरुष, स्त्री, दुपाये, चौपाये वा दोनों प्रकारके जीवोंसे॥६४॥मृत्यु न हो यही उसको ब्रह्माजीका वरदान है, ऐसा विचार कर वे कुछ भी करनेमें समर्थ न हुए॥६५॥
इसी समय अशरीरिणी वाणी हुई तुम ईशानीका भजन करो वह तुम्हारा कार्य करेगी ॥ ६६ ॥ यह दैत्यराज गायत्रीका जप निरन्तर करता है, जो
उसको त्याग देगा तो यह वधके योग्य होगा ऐसी संतोपकारिणी वाणी हुई ॥६७॥ देवीकी यह वाणी सुन आदरसे देवता मंत्रणा करने लगे तब बृहस्पतिको
बुलाकर इन्द्रने कहा ॥६८॥ हे गुरुदेव । आप देवकार्यसिद्धिके निमित्त असुरके पास जाओ जिस प्रकार वह गायत्रीका त्याग करै तैसा करो ॥ ६९ ॥

यह क्या है यह क्याहै यह कहकर सबदेवता कंपित होगयेऔर सब लोक संत्रस्त होकर ब्रह्माजीकी शरणमें गये॥ ४३ ॥ब्रह्माजी देवतोंकीविज्ञापना सुनकर गायत्रीके सहित हंसपर आरूढ होकर गये॥ ४४॥जो कि वह दैत्य प्राणमात्रसे अवशिष्ट सैकडो नसोंसे व्याप्त,सूखा पेट,दुबला शरीर ध्यानसे नेत्र मीचे था॥४५॥तेजसे दीप्त दूसरी अग्निकी समान उसको देखा,तब ब्रह्माजी बोले हे भद्र!जो तुम्हारे मनमें आवे सो वर मांगो॥ ४६॥जब श्रवणमात्रसेही संतोपकारक वाक्य सुना तब अरुणने यह वाणी सुधाधाराकी समान मानी॥ ४७॥आँख खोलतेही आगे गायत्रीसहित चारों वेदोंसे संयुक्त॥ ४८॥रुद्राक्षकी माला लिये कुंडिका हाथमें लिये,ओंकारका

किमिदंकिमिदंचेतिदेवाःसर्वेचकंपिरे ॥ संत्रस्ताःसकलालोकाब्रह्माणंशरणंययुः ॥ ४३ ॥ विज्ञापितंदेववरैःश्रुत्वातत्रचतुर्मुखः ॥ गायत्रीसहितोहंससमारूढोययौमुदा ॥ ४४ ॥ प्राणमात्रावशिष्टंतंधमनीशतसंकुलम् ॥ शुष्कोदरंक्षामगात्रंध्यानमीलितलोचनम् ॥ ४५ ॥ ददर्शतेजसादीप्तंद्वितीयमिवपावकम् ॥ वरंवरयभद्रंतेवत्सयन्मनसिस्थितम्॥४६॥श्रुतिमात्रेणसंतोपकारकंवाक्यमूचिवान्॥श्रुत्वाब्रह्ममुखाद्वाणींसुधाधारामिवारुणः ॥४७ ॥ उन्मीलिताक्षःपुरतोददर्शजलजोद्भवम् ॥ गायत्रीसहितंदेवंचतुर्वेदसमन्वितम् ॥ ४८ ॥ अक्षस्रक्कुंडिकाहस्तंजपतंब्रह्मशाश्वतम् ॥ दृष्ट्वोत्थायननामाऽथस्तुत्वाचविविधैःस्तवैः ॥ ४९ ॥ वरंवव्रेस्वबुद्धिस्थंमाभवेन्मृत्युरित्यपि ॥ श्रुत्वाऽरुणवचोब्रह्मावोधयामाससादरम् ॥ ५० ॥ ब्रह्मविष्णुमहेशाद्यामृत्युनाकवलीकृताः ॥ तदाऽन्येषांतुकावार्तामरणेदानवोत्तम ॥ ५१ ॥ वरंयोग्यंततोब्रूहिदातुंयःशक्यतेमया ॥ नाऽत्राऽऽग्रहंप्रकुर्वंतिबुद्धिमंतोजनाःक्वचित्॥५२॥ इतिब्रह्मवचःश्रुत्वापुनःप्रोवाचसादरम्॥ नयुद्धेनचशस्त्राऽस्त्रान्नपुंभ्योनापियोषितः ॥ ५३ ॥ द्विपाद्भ्योवाचतुष्पाद्भ्योनोभयाकारतस्तथा ॥ भवेन्मेमृत्युरित्येवंदेवदेहिवरंप्रभो ॥ ५४ ॥ बलंचविपुलंदेहियेनदेवजयोभवेत् ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वातथास्त्वितिवचोऽब्रवीत् ॥ ५५ ॥

जप करते ब्रह्माजीको देखा,देखतेही प्रणाम करनेके उपरान्त अनेक स्तोत्रोंसे स्तुतिकर॥४९॥यह बुद्धिसे विचार कर वर मांगा कि मेरी मृत्यु न हो,अरुणके वचन सुन ब्रह्मा आदरसे समझाने लगे॥५०॥जब ब्रह्मा,विष्णु,महेश,भी कालधर्म मानते हैं तो हे दानव!मरणमें औरोंकी तो बातही क्या है ॥ ५१॥ तुम वरके योग्य मांगो जिसको मै देसकूं,बुद्धिमान् पुरुष इसमें आग्रह नहीं करते॥५२॥यह ब्रह्माके वचन सुन फिर वह दैत्य आदरसे बोला कि युद्धमें शस्त्र, अस्त्र,पुरुष,स्त्री॥५३॥ द्विपाये, चौपाये ,वा दोनो प्रकारके आकारवाले इनमें किसीसे भी मेरी मृत्यु न हो, हे देव ! यही वर दो ॥५४॥ हे देव ! इतना अधिक बल दो जिससे मेरी

आगे स्थित होते हुए मुनिको देख पर्वत कंपायमान होगया और सूक्ष्म होकर पृथ्वीमें स्पर्शसा करने लगा ॥ १६ ॥ भक्तिभावसे पृथ्वीमें दंडवत् करता हुआ इस प्रकार महामुनि विन्ध्यपर्वतको नम्रीभूत देखकर ॥ १७ ॥ प्रसन्न हो विन्ध्याचलसे कहने लगे हे वत्स ! मैं जबतक इधर आऊं तबतक तुम योंही स्थित रहो॥ १८ ॥हे पुत्र!मैं तुम्हारे ऊंचे शिखर नहीं लॉघसक्ता हूं ऐसा कहकर मुनि दक्षिणदिशा जानेको उत्सुक हुए ॥ १९ ॥ और उसके शिखरोंपर आरोहण करते उतरगये फिर दक्षिणदिशामें जाय मार्गमें श्रीपर्वतको देख ॥ २० ॥ मलयाचलको प्राप्त हो वहाँ अपना आश्रम निर्माण करते हुए और मुनिसे पूजित हो देवीभी विन्ध्याचलपर आई ॥ २१ ॥ हे शौनक वह लोकमें विन्ध्यवासिनीनामसे विख्यात हुई सूतजी बोले यह शत्रुनाशन परमोत्तम चारित्र है॥ २२ ॥यह अगस्त्य और

चकंपेचाचलस्तूर्णंदृष्ट्वैवाग्रेस्थितंमुनिम् ॥ गिरिःखर्वतरोभूत्वाविवक्षुरवनीमिव ॥ १६ ॥ दंडवत्पतितोभूमौसाष्टांगंभक्तिभावितः ॥ तंदृष्ट्वान म्रशिखरंविंध्यंनाममहागिरिम् ॥ १७ ॥ प्रसन्नवदनोऽगस्त्योमुनिर्विंध्यमथाऽब्रवीत्॥वत्सैवंतिष्ठतावत्त्वंयावदागम्यतेमया ॥ १८ ॥ अशक्तोऽहंगं डशैलारोहणेतवपुत्रक॥एवमुक्त्वामुनिर्याम्यदिशंप्रतिगमोत्सुकः ॥ १९ ॥आरुह्यतस्यशिखराण्यवारुहदनुक्रमात् ॥गतोयाम्यदिशंचापिश्रीशै लंप्रेक्ष्यवर्त्मनि॥ २० ॥मलयाचलमासाद्यतत्राऽऽश्रमपरोभवत्॥सापिदेवीतत्रविंध्यमागतामनुपूजिता॥ २१ ॥ लोकेषुप्रथिताविंध्यवासिनीतिच शौनक ॥सूतउवाच॥एतच्चरित्रंपरमंशत्रुनाशनमुत्तमम् ॥ २२ ॥ अगस्त्यविंध्यनगयोराख्यानंपापनाशनम् ॥ राज्ञांविजयदंतच्चद्विजानांज्ञानव र्धनम्॥ २३ ॥ वैश्यानांधान्यधनदंशूद्राणांसुखदंतथा॥ धर्मार्थीधर्ममाप्नोतिधनार्थीधनमाप्नुयात् ॥ २४ ॥कामान्तवाप्नुयात्कामीभक्त्याचास्यस कृच्छ्रवात् ॥ एवंस्वायंभुवमनुर्देवीमाराध्यभक्तितः ॥ २५ ॥ लेभेराज्यंधरायाश्चनिजमन्वंतराश्रयम् ॥ २६ ॥ इत्येतद्वर्णितंसौम्यमयाम न्वंतराश्रितम् ॥ आद्यंचरित्रंश्रीदेव्याःकिंपुनःकथयामिते ॥ २७ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहा०दशमस्कन्धेसप्तमोध्यायः ॥ ७ ॥

विन्ध्याचलका पापनाशी आख्यान है यह राजोंको विजय और द्विजोंके ज्ञानका बढानेवाला है॥ २३ ॥वैश्योंको धान्यादिका दाता तथा शूद्रोंको सुख देनेवाला है इससे धर्मार्थीको धर्म और पुत्रार्थीको पुत्र मिलता है ॥ २४ ॥ भक्तिसे एकवारभी स्मरण करनेसे कामनावालेकी सब कामना पूर्ण होती हैं इसप्रकार स्वायंभुवमनु भक्तिसे देवीका आराधन कर॥ २५ ॥अपने मन्वन्तरके आश्रयवाले पृथ्वीका राज्य लेते हुए ॥ २६ ॥ हे सौम्य!यह मैंने मन्वन्तर चारित्र वर्णन किया यह देवीका आद्य चारित्र है अब और क्या सुनने की इच्छा है ॥ २७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे भाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

॥

जब कुंभजन्मा अगस्त्यजीने यह देवताओंका कार्य स्वीकार किया हे द्विजसत्तम ! तब देवता बडे प्रसन्न हुए ॥ २ ॥ मुनिके वचनसे सब देवता अपने अपने स्थानोंको गये तब मुनिवर नृपकन्या अपनी स्त्रीसे कहने लगे ॥ ३ ॥ हे प्रिये ! यह अनर्थकारी विघ्न प्राप्त हुआ है विन्ध्य पर्वतने सूर्यका मार्ग रोकनेकी इच्छा की है ॥ ४ ॥ उस विघ्नका कारण पुरातन तत्त्ववादी ऋषियोका वाक्य स्मरण करके मैने जाना है जो काशीके उद्देश्यसे कहागया है ॥ ५ ॥ मुमुक्षुओको कभी काशीवास त्यागना न चाहिये परन्तु काशी सेवन करनेवालोको बडे विघ्न उपस्थित होते है ॥ ६ ॥ हे प्रिये ! वही काशीमें निवास करते हुए मुझे विघ्न प्राप्त हुआ है परम तपस्वी मुनि भार्यासे इसप्रकार कहकर ॥ ७ ॥ मणिकर्णिकामें स्नानकर विश्वेश्वरका दर्शनकर दण्डपाणिकी अर्चनाकर कालभैरवके समीप आय

अंगीकृतेतदाकार्येमुनिनाकुंभजन्मना ॥ देवाःप्रमुदिताःसर्वेबभूवुर्द्विजसत्तमाः ॥२॥ तेदेवाःस्वानिधिष्ण्यानिभेजिरेमुनिवाक्यतः॥ पत्नींमुनिवरःश्रीमानुवाचनृपकन्यकाम्॥३॥ अयेनृपसुतेप्राप्तोविघ्नोऽनर्थस्यकारकः॥भानुमार्गनिरोधेनकृतोविंध्यमहीभृता ॥४॥ आज्ञातंकारणंतच्चस्मृतंवाक्यंपुरातनम्॥काशीमुद्दिश्ययद्गीतंमुनिभिस्तत्त्वदर्शिभिः ॥ ५॥ अविमुक्तंनमोक्तव्यंसर्वथैवमुमुक्षुभिः ॥किंतुविघ्नाभविष्यंतिकाश्यांनिवसतांसताम्॥६॥ सोंतरायोमयाप्राप्तःकाश्यांनिवसताप्रिये॥इत्येवमुक्त्वाभार्यांतांमुनिःपरमतापनः॥७॥मणिकर्ण्यांसमाप्लुत्यदृष्ट्वाविश्वेश्वरंविभुम् ॥ दंडपाणिंसमभ्यर्च्यकालराजंसमागतः ॥ ८ ॥ कालराजमहाबाहोभक्तानांभयहारक ॥ कथंदूरयसेपुर्याःकाशीपुर्यास्त्वमीश्वरः ॥९॥ त्वंकाशीवसविघ्नानांनाशकोभक्तरक्षकः॥ मांकिंदूरयसेस्वामिन्भक्तार्तिविनिवारक॥१०॥परापवादोनोक्तोमेनपैशुन्यंनचानृतम् ॥ केनकर्मविपाकेनकाश्यादूरंकरोषिमाम् ॥ ११ ॥ एवंप्राथ्यर्चतंकालनाथंकुंभोद्भवोमुनिः ॥ जगामसाक्षिविघ्नेशंसर्वविघ्ननिवारणम् ॥ १२ ॥ तंदृष्ट्वाऽभ्यर्च्यसंप्राथ्यर्ततःपुर्याविनिर्गतः ॥ लोपामुद्रापतिःश्रीमानगस्त्योदक्षिणांदिशम् ॥ १३ ॥ काशीविरहसंतप्तोमहाभाग्यनिधिर्मुनिः॥ संस्मृत्यानुक्षणंकाशींजगामसहभार्यया ॥ १४ ॥ तपोयानमिवाऽऽरुह्यनिमिषार्धेनवैमुनिः ॥ अग्रेददर्शतांविंध्यंरुद्धांबरमथोन्नतम् ॥ १५ ॥

॥ ८ ॥ कहने लगे हे महाबाहु भैरवजी ! भक्तोंका भय हरनेवाले तुम काशीपुरीके अधीश्वर होकर मुझे क्यों दूरकरते हो॥ ९ ॥ आप काशीके निवासियोंके सब भय दूर करते हो भक्तोंके रक्षकहो हे भक्तोंके भय निवारक ! मुझे क्यों दुःख देते हो॥ १० ॥ न मैने पराया अपवाद किया, न चुगली की, न असत्य बोला फिर किस कर्म विपाकसे मुझे काशीसे दूरकरते हो॥ ११ ॥ अगस्त्यजी इसप्रकार भैरवजीकी प्रार्थना करके सब विघ्नके निवारण करनेवाले विघ्नेशकी साक्षीको प्राप्त हुए ॥ १२ ॥ उनको देख और प्रार्थनाकरके पुरीसे बाहर हुए और श्रीमान् लोपामुद्राके पति दक्षिणदिशामें चले॥ १३ ॥ वह महाभाग्यनिधि मुनि काशीके विरहसे सन्तप्त हो वारंवार काशीका स्मरण करते भार्याके सहित गये ॥ १४ ॥ आधे निमेषमेंही वहं मुनि तपके यानमें प्राप्त हो आगे उठे हुए विन्ध्यपर्वतको देखने लगे ॥ १५ ॥

सब देवताओंसे स्तुतिको प्राप्त गुणराशि महामुनिवारिष्ठ पूज्य स्त्री सहित आपको प्रणाम है॥१७॥हेस्वामिन्! प्रसन्न हो हम सब आपकी शरण हुए है हे परमकान्ति
मान्! हम दुस्तर शैलके दुःखसे पीडित हुए हैं॥१८॥जब परमधर्मात्मा अगस्त्यजीकी इसप्रकार प्रार्थना की तब हँसते हुए महर्षि प्रसन्न हो बोले॥१९॥मुनिने
कहा हे देवताओ! तुम त्रिभुवनमें सबसे श्रेष्ठ हो लोकपाल महात्मा निग्रह अनुग्रह करनेमे समर्थ हो॥२०॥ जो अमरावतीके अधिपति तथा वज्र जिनका आयुध
है,जिसके द्वारे आठो सिद्धि निवास करती है वह मरुत्पति इन्द्र॥२१॥ वैश्वानर हव्य कव्यका वहन करनेवाला अग्नि सब देवताओंका मुख है उसको दुष्कर क्या
है॥२२॥सब रक्षोका अधिपति कान्तिमान् सबके कर्मोंका साक्षी दण्डधारी देव है हे देवताओ! कौन बात इनको दुर्लभ है॥२३॥तौ भी जो देवता अपने कार्यकी

जयसर्वामरस्तव्यगुणराशेमहामुने ॥वरिष्ठायचपूज्यायसस्त्रीकायनमोऽस्तुते ॥ १७ ॥ प्रसादःक्रियतांस्वामिन्वयंत्वांशरणंगताः ॥ दुस्तराच्छै
लजाद्दुःखात्पीडिताःपरमद्युते ॥ १८ ॥ इत्येवंसंस्तुतोऽगस्त्योमुनिःपरमधार्मिकः ॥ प्राहप्रसन्नयावाचाविहसन्द्विजसत्तमः ॥ १९॥ मुनिरु
वाच ॥ भवंतःपरमश्रेष्ठादेवास्त्रिभुवनेश्वराः॥लोकपालामहात्मानोनिग्रहानुग्रहक्षमाः ॥२०॥ योऽमरावत्यधीशानःकुलिशंयस्यचाऽऽयुधम् ॥
सिद्ध्यष्टकंचयद्द्वारिसशक्रोमरुतांपतिः ॥ २१ ॥ वैश्वानरःकृशानुर्हिहव्यकव्यवहोऽनिशम् ॥ मुखंसर्वामराणांहिसोऽग्निःकिंतस्यदुष्करम् ॥
॥२२॥रक्षोगणाधिपोभामःसर्वेषांकर्मसाक्षिकः ॥दंडव्यग्रकरोदेवःकिंतस्याऽसुकरंसुराः॥२३॥तथाऽपियदिदेवेशाःकार्यमच्छक्तिसिद्धिभृत् ॥
अस्तिचेदुच्यतांदेवाःकरिष्यामिनसंशयः ॥ २४ ॥ एवंमुनिवरेणोक्तंनिशम्यविबुधर्षभाः ॥ प्रतीताःप्रणयोद्विग्नाःकार्यंनिजगदुर्निजम् ॥२५॥
महर्षेविंध्यगिरिणानिरुद्धोऽर्कविनिर्गमः ॥ त्रैलोक्यंतेनसंविष्टंहाहाभूतमचेतनम् ॥ २६ ॥ तद्वृद्धिंस्तंभयमुनेनिजयातपसःश्रिया ॥ भवतस्ते
जसाऽगस्त्यनूनंनम्रोभविष्यति ॥ २७ ॥ एतदेवाऽस्मदीयंचकार्यंकर्तव्यमस्तिहि ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेदशमस्कंधेषष्ठोऽध्यायः ॥
॥६॥ सूतउवाच ॥ इतिवाक्यंसमाकर्ण्यविबुधानांद्विजोत्तमः ॥ करिष्येकार्यमेतद्वःप्रत्युवाचततोमुनिः ॥ १ ॥

इच्छा करते है वह कहिये मैं अवश्य उसको करूंगा इसमे सन्देह नहीं ॥२४॥ इस प्रकार देवता मुनिके वचन सुनकर विश्वासकर प्रेमसे अपना कार्य कहने लगे
॥२५॥ हे महर्षि! विन्ध्याचलने सूर्यका मार्ग निरुद्ध किया है उससे त्रिलोकी नष्ट होकर हाहाकार करती है ॥ २६ ॥ हे मुने! अपने तपकी कान्तिसे उसकी
वृद्धि स्तंभित कीजिये. हे ऋपे! आपके तेजसे वह अवश्य नम्र होगा बस केवल यही हमारा कर्तव्यकार्य है ॥ २७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे भाषाटी
कायांदशमस्कन्धे षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ सूतजी बोले अगस्त्यजी इस प्रकार ब्राह्मणोंके वचन श्रवणकर बोले मैं यह तुम्हारा कार्य करूंगा ॥ १ ॥

श्रीभगवान् बोले जो सबकी निर्माता आद्या कुलवर्द्धिनी देवी भगवती है उसीके उपासक परमकान्तिमान् ॥ ४ ॥ मुनिश्रेष्ठ अगस्त्यजी वाराणसीमें स्थित है हे देवताओ। वह अगस्त्यजी विन्ध्याचलका तेज हरण करेंगे ॥ ५ ॥ उन ब्राह्मणश्रेष्ठ अगस्त्यजीको प्रसन्नकर मुक्तिदायक काशीमें जाय अभयदान मांगो ॥ ६ ॥ सूतजी बोले जब इसप्रकार विष्णुने कहा तब सब देवता प्रणाम कर काशीमें गये ॥ ७ ॥ वह देवता क्षणमात्रमें काशीपुरीमें जाय मणिकर्णिकामें भक्तियुक्त प्रणाम करके ॥ ८ ॥ देवता पितरोंका तर्पणकर विधिपूर्वक दान दे मुनिश्रेष्ठ अगस्त्यजीके आश्रममें आये ॥ ९ ॥ जो प्रशान्त श्वापदोंसे व्याप्त अनेक वृक्षोसे संघटित मयूर सारस

श्रीभगवानुवाच ॥ याकर्त्रीसर्वजगतामाद्याचकुलवर्धनी ॥ देवीभगवतीतस्याःपूजकःपरमद्युतिः ॥ ४ ॥ अगस्त्योमुनिवर्योऽसौवाराणस्यां समास्ते ॥ तत्तेजोवंचकोऽगस्त्योभविष्यतिसुरोत्तमाः ॥ ५ ॥ तंप्रसाद्यद्विजवरमगस्त्यंपरमौजसम् ॥ याचध्वंविबुधाःकाशींगत्वानिःश्रेयसः पदीम् ॥ ६ ॥ सूतउवाच ॥ एवंसमुपदिष्टास्तेविष्णुनाविबुधोत्तमाः ॥ प्रतीताःप्रणताःसर्वेजग्मुर्वाराणसींपुरीम् ॥ ७ ॥ क्षणेनविबुधश्रेष्ठाग त्वाकाशीपुरींशुभाम् ॥ मणिकर्णीसमाप्लुत्यसचैलंभक्तिसंयुताः ॥ ८ ॥ संतर्प्यदेवांश्चपितॄन्दत्त्वादानंविधानतः ॥ आगत्यमुनिवर्यस्यचाऽऽश्रमंपरमंमहत् ॥ ९ ॥ प्रशांतश्वापदाकीर्णनानापादपसंकुलम् ॥ मयूरैःसारसैर्हंसैश्चक्रवाकैरुपाश्रितम् ॥ १० ॥ महावराहैःकोलैश्चव्याघ्रैःशार्दूलकैरपि ॥ मृगैरुरुभिरत्यर्थंखड्गैःशरभकैरपि ॥ ११ ॥ समाश्रितंपरमयालक्ष्म्यामुनिवरंतदा ॥ दंडवत्पतिताःसर्वेप्रणेमुश्चपुनःपुनः ॥ १२ ॥ देवाऊचुः ॥ जयद्विजगणाधीशमान्यपूज्यधरासुर ॥ वातापीबलनाशायनमस्तेकुंभयोनये ॥ १३ ॥ लोपामुद्रापतेश्रीमन्मित्रावरुणसंभव ॥ सर्वविद्यानिधेऽगस्त्यशास्त्रयोनेनमोस्तुते ॥ १४ ॥ यस्योदयेप्रसन्नानिभवंत्युज्ज्वलभांज्यपि ॥ तोयानितोयराशीनांतस्मैतुभ्यंनमोऽस्तुते ॥ १५ ॥ काशपुष्पविकासायलंकावासप्रियायच ॥ जटामंडलयुक्तायसशिष्यायनमोस्तुते ॥ १६ ॥

हंस चक्रवाकोंसे उपाश्रित ॥ १० ॥ महावराह, कोल, व्याघ्र, शार्दूल, मृग, रुरु, खड्ग, शरभसे ॥ ११ ॥ युक्त परमलक्ष्मीसे व्याप्त मुनिश्रेष्ठको देखते हुए और दंडके समान लेटकर सब प्रणाम करने ॥ १२ ॥ हे द्विजगणोसे पूज्यमान भूमिसुर । आपकी जय हो वातापीके बलनाशक अगस्त्यजीको प्रणाम है ॥ १३ ॥ लोपामुद्राके पति श्रीमान् मित्रावरुणसे प्रगट सब विद्याके निधि, शास्त्रयोनि अगस्त्यजीके निमित्त प्रणाम है ॥ १४ ॥ जिनके उदय होतेही जलसमूह निर्मल और उज्ज्वल हो जाते हैं उन आपके निमित्त प्रणाम है ॥ १५ ॥ काशपुष्पोंके खिलानेवाले लंकावासके प्रिय जटामंडल युक्त शिष्योंके सहित आपको प्रणाम है ॥ १६ ॥

इस प्रकार रूप धारण करै तुमसे अधिक ऐसा दयासागर कौन है ?इस प्रकार देवदेव श्रीनिवासकी स्तुतिकर ॥१७॥देवता साष्टांग भक्तिसे प्रणाम करते हुए.
श्रीपुरुषोत्तमदेव उनकी स्तुति सुनकर॥१८॥ उनको प्रसन्नकरके गदाधर बोले श्रीभगवान् बोले हे देवताओ!मैं तुमसे प्रसन्न हूं आप दुःखत्यागो ॥१९॥ तुम्हारा
मै परमदुःख दूर करूंगा हे देवताओ ! मुझसे तुम परम दुर्लभ वर मांगो॥२०॥ मै प्रसन्न हूँ इस स्तवके प्रभावसे तुमको वर देताहूं जो मनुष्य प्रभातही उठकर
इस स्तोत्रका पाठ करता है॥२१॥उसको मेरी भक्ति होती और कभी दुःख नहीं होता है तथा उसके घरमें अलक्ष्मी कालकर्णी नहीं आक्रमण करती ॥२२॥
उपसर्ग,वेताल,ग्रह,ब्रह्मराक्षस,वात,पित्त, श्लेष्माके रोग ॥२३॥ अकाल मरण कभी नहीं होता चिरकालमे रहनेवाली सन्तति और सब सुखदायी भोग होते

प्रणेमुर्भक्तिसहिताःसाष्टांगंविबुधर्षभाः॥तेषांस्तवंसमाकर्ण्यदेवःश्रीपुरुषोत्तमः॥१८॥उवाचविबुधान्सर्वान्हर्षयञ्छ्रीगदाधरः॥ श्रीभगवानुवा
च ॥ प्रसन्नोऽस्मिस्तवेनाऽहंदेवास्तापंविमुंचथ ॥१९॥भवतांनाशयिष्यामिदुःखंपरमदुःसहम्॥वृणुध्वंचवरंमत्तोदेवाःपरमदुर्लभम्॥२०॥ ददा
मिपरमप्रीतःस्तवस्याऽस्यप्रसादतः ॥ यएतत्पठतेस्तोत्रंकल्यउत्थायमानवः॥२१॥ मयिभक्तिपरांकृत्वानतंशोकःस्पृशेत्कदा ॥ अलक्ष्मीःका
लकर्णीचनाक्रामेत्तद्गृहंसुराः ॥२२॥ नोपसर्गानवेतालानग्रहाब्रह्मराक्षसाः॥नरोगावातिकाःपैत्ताःश्लेष्मसंभविनस्तथा ॥२३॥ नाऽकालमरणंत
स्यकदापिचभविष्यति॥संततिश्चिरकालस्थाभोगाःसर्वेसुखादयः॥२४॥संभविष्यंतितन्मर्त्यगृहेयस्स्तोत्रपाठकः ॥किंपुनर्बहुनोक्तेनस्तोत्रंसर्वा
र्थसाधकम्॥२५॥एतस्यपठनान्नृणांभुक्तिमुक्तीनदूरतः॥ देवाभवत्सुयद्दुःखंकथ्यतांतदसंशयम् ॥ २६ ॥ नाशयामिनसंदेहश्चाऽत्रकार्योऽणुरे
वच॥एवंश्रीभगवद्वाक्यंश्रुत्वासर्वेदिवौकसः॥२७॥प्रसन्नमनसःसर्वेपुनरूचुर्वृषाकपिम् ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेदशमस्कंधेपंचमोऽध्या
यः॥५॥सूतउवाच॥श्रीशस्यवचनाद्देवाःसंतुष्टाःसर्वएवहि ॥प्रसन्नमनसोभूत्वापुनरेनंसमूचिरे॥१॥देवाऊचुः ॥ देवदेवमहाविष्णोसृष्टिस्थित्य
तकारण॥विष्णोविन्ध्यनगोऽर्कस्यमार्गरोधंकरोतिहि॥२॥तेनभानुविरोधेनसर्वएवमहाविभो॥अलब्धभोगभागाहिकिंकुर्मःकुत्रयामहि ॥३॥

हैं ॥२४॥ यह सब वस्तु स्तोत्रपाठीको प्राप्त होती है बहुत कहनेसे क्या है यह स्तोत्र सम्पूर्ण अर्थका साधक है ॥२५॥ इसके पाठसे मनुष्योंको भुक्ति मुक्ति
दूर नहीं रहती. हे देवताओ ! जो तुमको दुःख है वह निश्चय कहो ॥२६॥ मै तुम्हारा वह दुःख दूर करूंगा इसमें अणुमात्र भी सन्देह नहीं है सब देवता इस
प्रकार श्रीभगवान्का वचन सुनकर॥२७॥प्रसन्नमन होकर विष्णुसे कहने लगे ॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे भाषाटीकायां पञ्चमोऽध्यायः ॥५॥
सूतजी बोले विष्णुके वचनसे सब देवता प्रसन्न हुए और प्रसन्न मन होकर फिर भी कहने लगे ॥१॥देवता बोले हे देवदेव महाविष्णु ! सृष्टिकी स्थिति और
अन्त करनेवाले देव यह विन्ध्यपर्वत सूर्यका मार्ग रोधकरता है ॥ २ ॥ सो भानुके विरोधसे विना भाग पाये हुए क्या करैं कहां जॉय ॥ ३ ॥

उस समय स्वाहा स्वधाकार नष्ट होकर प्रायः जगतही नष्ट होने लगा. इस प्रकार पश्चिम और दक्षिणके लोक ॥ २३ ॥ निद्रासे नेत्र मूँदकर निशाको प्राप्त हुए पश्चिम और उत्तरके देश दिन रहनेसे तीक्ष्ण तापसे तपने लगे ॥ २४॥ प्रजागण मृत नष्ट भग्न और विनाशको प्राप्त होने लगा, स्वधा और कव्यसे वर्जित हो जगत्में हाहाकार होने लगा ॥ २५ ॥ देवता इन्द्र उद्विग्न होकर क्या करैं इस प्रकार करने लगे ॥ २६ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ सूतजी बोले तब सम्पूर्ण देवता महेन्द्र आदि ब्रह्माजीको आगेकर शंकरकी शरणमें गये ॥ १ ॥ और नम्र हो अनेक प्रकारकी स्तुति करने लगे. उस समय देवदेव गिरिशायी चन्द्रमाको मस्तकपर धारण करनेवाले शंकरकी इसप्रकार प्रार्थना करने लगे ॥ २ ॥ देवता बोले

नष्टःस्वाहास्वधाकारोनष्टप्रायमभूज्जगत् ॥ एवंचपाश्चिमालोकादाक्षिणात्यास्तथैवच ॥ २३ ॥ निद्रामीलितचक्षुष्कानिशामेवप्रपेदिरे ॥ प्रांचस्तथोत्तराहाश्चतीक्ष्णतापप्रतापिताः ॥ २४ ॥ मृतानष्टाश्चभग्नाश्चविनाशमभजन्प्रजाः ॥ हाहाभूतंजगत्सर्वंस्वधाकव्यविवर्जितम् ॥ देवाःसेंद्राःसमुद्विग्नाःकिंकुर्मइतिवादिनः ॥ २५ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेदेवीमाहात्म्येतृतीयोऽध्यायः ॥३॥ सूतउवाच ॥ ततःसर्वेसुरगणामहेंद्रप्रमुखास्तदा ॥ पद्मयोनिंपुरस्कृत्यरुद्रंशरणमन्वयुः ॥ १ ॥ उपतस्थुःप्रणतिभिःस्तोत्रैश्चारुविभूतिभिः ॥ देवदेवंगिरिशयंशशिलोलितशेखरम् ॥ २ ॥ देवाऊचुः ॥ जयदेवगणाध्यक्षउमालालितपत्कज ॥ अष्टसिद्धिविभूतीनांदात्रेभक्तजनायते ॥ ३ ॥ महामायाविलसितस्थानायपरमात्मने ॥ वृषांकायामरेशायकैलासस्थितिशालिने ॥ ४ ॥ अहिर्बुध्न्यायमान्यायमनवेमानदायिने ॥ अजायबहुरूपायस्वात्मारामायशंभवे ॥ ५ ॥ गणनाथायदेवायगिरिशायनमोस्तुते ॥ महाविभूतिदात्रेतेमहाविष्णुस्तुतायच ॥ ६ ॥ विष्णुहृत्कंजवासायमहायोगरतायच ॥ योगगम्याययोगाययोगिनांपतयेनमः ॥ ७ ॥ योगीशायनमस्तुभ्यंयोगानांफलदायिने ॥ दीनदानपरायापिदयासागरमूर्तये ॥ ८ ॥ आर्तिप्रशमनायोग्रवीर्यायगुणमूर्तये ॥ वृषध्वजायकालायकालकालायतेनमः ॥ ९ ॥

हे देवगणोंके अधिपति उमासे सेवित चरणवाले भक्तजनोंको आठ सिद्धि और विभूतिके देनेवाले ॥ ३ ॥ महामायासे परमात्मारूप स्थानपर शोभित वृषांक अमरोंके पति कैलासपर निवास करनेवाले ॥४॥ अहिर्बुध्न्यप्रमान्य मनुके मान देनेवाले अज बहुरूप स्वात्माराम शंभु॥५॥गणनाथ देव गिरिशायीके निमित्त प्रणाम है महाविभूतिके दाता महाविष्णुके पुत्र ॥ ६ ॥ विष्णुके हृदयकमलमे वास करनेवाले महायोगमें रत योगगम्य योगस्वरूप योगियोके पतिके निमित्त प्रणाम है ॥ ७ ॥ आप योगीशके निमित्त प्रणाम है योगियोके फलदाता दीन दानमें तत्पर दयासागररूप ॥ ८ ॥ दुःखोंके शान्त करनेवाले उग्रवीर्य गुणमूर्तिं वृषध्वज कालकालके कलन करनेवाले आपको प्रणाम है ॥ ९ ॥

इस विचारमेंही उसकी रात बीत गई जिस समय प्रभातकी सूर्यकिरणोंसे दिशा अंधकारहीन हुई॥ १०॥ और उदयाचलसे सूर्यउदय होने लगे और सूर्यकी उज्ज्वल
किरणोंसे आकाश निर्मल हुआ॥ ११॥कमल खिले कुमोदिनी कुँभिलाई सब लोक अपने अपने कार्यमें लगे॥ १२॥देवताओंको हव्य पितरोंको कव्य भूतोंको बलि
दीजाने लगी,पराह्ण तीसरा पहर और मध्याह्न समय सूर्य॥ १३॥वियोगिनीरूप पूर्व और आग्नेयी दिशाको सावधान करते हुए जो चिरकालकी विरहवती कामिनीके
समान प्रज्वलित हो रही थी ॥ १४ ॥ इस प्रकार सूर्य अग्नि दिशाको छोडकर जब दक्षिणदिशाको गमन करने लगे ॥१५॥ तब आगे चलनेको समर्थ न हुए
उस समय अरुणने कहा अरुण बोले हे सूर्य ! इस समय मानो विन्ध्य पर्वत ऊपर उठा है ॥१६॥ और आपसे प्रदक्षिणा पानेवाले मेरुसे स्पर्धा करता है. सूतजी

एवंसंचिंतयानस्यसाव्यतीयायशर्वरी ॥ प्रभातंविमलंजज्ञेदिशोवितिमिराःकरैः ॥ १० ॥ कुर्वन्सनिर्गतोभानुरुदयायोदयेगिरौ ॥ प्रकाशते
स्मविमलंनभोभानुकरैःशुभैः ॥ ११ ॥ विकासंनलिनीभेजेमीलनंचकुमुद्वती ॥ स्वानिकार्याणिसर्वेचलोकाःसमुपतस्थिरे ॥ १२ ॥ हव्यंक
व्यंभूतबलिर्देवानांचप्रवर्धयन् ॥ प्राह्णापराह्णमध्याह्नविभागेनत्विषांपतिः ॥ १३ ॥ एवंप्राचींतथाग्नेयींसमाश्वास्यवियोगिनीम् ॥ ज्वलंतीं
चिरकालीनविरहादिवकामिनीम् ॥ १४ ॥ भास्करोऽथकृशानोश्चदिशंनूनंविहायच ॥ याम्यांगंतुंततस्तूर्णंप्रतस्थेकमलाकरः ॥ १५ ॥ नशे
कुश्चाग्रतोगंतुंततोऽनूरुर्व्यजिज्ञपत् ॥ अनूरुरुवाच ॥ भानोमानोन्नतोविंध्योनिरुध्यगगनंस्थितः ॥ १६ ॥ स्पर्धतेमेरुणाप्रेप्सुस्त्वद्दत्तांचप्रद
क्षिणाम् ॥ सूतउवाच ॥ अनूरुवाक्यमाकर्ण्यसविताह्यासचिंतयन् ॥१७॥ अहोगगनमार्गोऽपिरुध्यतेचाऽतिविस्मयः ॥ प्रायःशूरोनकिंकुर्या
दुत्पथेवर्त्मनिस्थितः ॥ १८ ॥ निरुद्धोनोवाजिमार्गोदैवंहिबलवत्तरम् ॥ राहुबाहुग्रहव्यग्रोयःक्षणंनावतिष्ठते ॥ १९ ॥ सचिरंरुद्धमार्गोऽपि
किंकरोतिविधिर्वली ॥ एवंचमार्गेसंरुद्धेलोकाःसर्वेचसेश्वराः ॥ २० ॥ नान्वविंदंतशरणंकर्तव्यंनान्वपद्यत ॥ चित्रगुप्तादयःसर्वेकालंजानं
तिसूर्यतः ॥ २१ ॥ सरुद्धोविंध्यगिरिणाअहोदैवविपर्ययः ॥ यदानिरुद्धःसवितागिरिणास्पर्धयातदा ॥ २२ ॥

कर सकते ॥ उत्पथमार्गमें स्थित होकर शूर क्या नहीं कर सकते ॥
बोले अरुणके वचन सुन सूर्य विचारने लगे ॥१७॥ अहो आश्चर्य है क्या आकाशमार्ग भी रुद्ध हो सकता है उत्पथमार्गमें स्थित होकर शूर क्या नहीं कर सकते ॥
॥ १८॥मेरे अश्व मार्गमें रुकेंगे दैवही बलवान् है जो राहुकी बाहुसे व्यग्र होकर क्षणमात्रको भी स्थित नहीं होते॥ १९॥वह चिरकालतक मार्गमें रुद्ध होंगे बली
विधाता क्या करेगा॥ इस प्रकार रुद्धमार्ग होनेपर सब लोक और सब ईश्वर॥ २०॥शरण और कर्तव्यको नहीं जानते हुए चित्रगुप्तादि भी सूर्यके द्वाराही कालको
जानते है ॥ २१ ॥ वह भी विन्ध्य पर्वतसे रुद्ध होते हैं अहो दैव बडा विपरीत है जब इस प्रकार स्पर्धा करते हुये गिरिदेवने सूर्यके रोकनेकी इच्छा की ॥ २२ ॥

इसप्रकार मानियोंके अभिमान देखकर मैं श्वासत्यागन करता हूं हम तपोबलवालोंका भी ऐसा कृत्य नहीं होता ॥ २८ ॥ यह बात मैंने प्रसंगसे कही अन्त मे ब्रह्मलोकको गमन करता हूं ॥ २९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे भाषाटीकायां द्वितीयोऽध्यायः ॥ २॥ इस प्रकार महातेजस्वी नारदजी उसको उपदेश देकर स्वच्छन्द विचरण करते ब्रह्मलोकको चले गये ॥ १ ॥ मुनिके चले जानेपर विन्ध्यको बडी चिन्ता हुई सदा शोचके कारण उसको शान्तिकी प्राप्ति न हुई ॥ २ ॥ मे अब क्या करूं मेरुको किसप्रकार जय करूं मेरे मनमें शांति और स्वास्थ्य नहीं होता ॥ ३ ॥ 'मेरे उत्साह मान और कीर्तिको धिक्कार है' मेरे बल पौरुषको धिक्कार है जिसको पूर्वमहात्माओंने सराहा है इस प्रकार चिन्ता करते विन्ध्यके मनमें ॥ ४ ॥ दोष कार्य करनेकी मति प्रगट

एवंमानाभिमानंतंस्मृत्वोच्छ्वासोमयोज्झितः ॥ अस्तुनैतावताकृत्यंतपोबलवतांनग ॥ २८ ॥ प्रसंगतोमयोक्तंतेगमिष्यामिनिजंगृहम् ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेदशमस्कंधेद्वितीयोध्यायः ॥ २ ॥ सूतउवाच ॥ एवंसमुपदिश्यायंदेवर्षिःपरमःस्वराट् ॥ जगामब्रह्मणोलोकंस्वैरचारीमहामुनिः ॥ १ ॥ गतेमुनिवरेविंध्यश्चितांलेभेऽनपायिनीम् ॥ नैवशांतिसलेभेचसदांतःकृतशोचनः ॥ २ ॥ कथंकिंत्वत्रमेकार्यंकथंमेरुंजयाम्यहम् ॥ नैवशांतिंलभेनाऽपिस्वास्थ्यंमेमानसे भवेत् ॥ ३ ॥ "धिगुत्साहंचमानंचधिङ्मेकीर्तिंचधिक्कुलम्॥" धिग्बलंमेपौरुषंधिक्स्मृतंपूर्वैर्महात्मभिः ॥ एवंचिंतयमानस्यविंध्यस्यमनसिस्फुटम् ॥४॥ प्रादुर्भूतामतिःकार्येकर्तव्येदोषकारिणी ॥ मेरुप्रदक्षिणांकुर्वन्नित्यमेवदिवाकरः ॥ ५ ॥ सग्रहर्क्षगणोपेतःसदाहृप्यत्ययंनगः ॥ तस्यमार्गस्यसंरोधंकरिष्यामिनिजैःकरैः॥ ॥ ६ ॥ तदानिरुद्धोद्युमणिःपरिक्रामेत्कथंनगम् ॥ एवंमार्गेनिरुद्धेतुमयादिनकरस्यच ॥ ७ ॥ भग्नदर्पोदिव्यनगोभविष्यतिविनिश्चितम् ॥ एवंनिश्चित्यविंध्याद्रिःखंस्पृशन्ववृधेभुजैः ॥ ८ ॥ महोन्नतैःशृंगवरैःसर्वंव्याप्यव्यवस्थितः ॥ कदोदेष्यतिभास्वांस्तंरोधयिष्याम्यहंकदा ॥९॥

हुई कि यह सूर्य नित्य मेरुकी प्रदक्षिणा करते उदय होते हैं ॥ ५ ॥ ग्रहनक्षत्र गणोंके सहित परिक्रमा होनेसे मेरु सदा अभिमानमें है मै अपने शृंगोंसे इसका मार्ग रोध करूंगा ॥ ६ ॥ तब सूर्य निरुद्ध होकर पर्वतकी परिक्रमा कैसे करैगा इस प्रकार मेरे द्वारा सूर्यमार्ग निरुद्ध होनेसे ॥ ७ ॥ तो यह दिव्य पर्वत भग्नदर्प होगा इसमें सन्देह नहीं यह विचार विन्ध्याद्रि अपने शृंगोसे आकाशको स्पर्श करता बढने लगा ॥ ८ ॥ और बडे उन्नत शृंगोंसे सबको व्याप्त कर बढा कि कब सूर्य उदय हो और मैं उसका रोध करूं ॥ ९ ॥

देवता अपने आसनसे शीघ्रताके सहित उठ पाद्य अर्घ्य दे ऋषिराजको आसन देता हुआ ॥१५॥ देवर्षिके प्रसन्न होकर बैठनेपर विन्ध्यने कहा हे देवर्षे ! इस समय आपने कहांसे आगमन किया है ॥ १६ ॥ आपके आनेसे मेरा मन्दिर पवित्र हुआ हे देव ! आपका विचरण सूर्यके समान अभयके निमित्तही है ॥ १७ ॥ सो जो आपका मनोवृत्त हो उसको कहिये नारदजी बोले हे पर्वतराज ! मैं सुमेरुसे आता हूं ॥ १८ ॥ वहां मैने इन्द्र अग्नि, यम, वरुण आदिके लोक देखे सब लोकपालोंके भवन चारों ओर हैं ॥ १९ ॥ जो कि मैने अनेक भोगोंके देखनेवाले देखे ऐसा कह नारदने फिर श्वास लिया ॥ २० ॥ मुनिको श्वास लेते देखकर फिर विन्ध्यने पूछा हे ऋषिराज ! दीर्घनिश्वास लेनेका कारण कहिये ॥२१॥ पर्वतराजके यह वचन सुन परम द्युतिमान् नारदजी

सुखोपविष्टंदेवर्षिप्रसन्नंनगऊचिवान् ॥ विध्यउवाच ॥ देवर्षेकथ्यतांजातआगमःकुतउत्तमः ॥१६॥ तवाऽऽगमनतोजातमनर्घ्यममममंदिरम्॥
तवचंक्रमणंदेवाऽभयार्थंहियथारवेः ॥ १७ ॥ अपूर्वंयन्मनोवृत्तंतद्ब्रूहिममनारद ॥ नारदउवाच ॥ ममाऽऽगमनमिंद्रारेजातंस्वर्णगिरेरथ
॥ १८ ॥ तत्रदृष्टामयालोकाःशक्राग्नियमपाशिनाम् ॥ सर्वेषांलोकपालानांभवनानिसमंततः ॥ १९ ॥ मयादृष्टानिविंध्यागनानाभोगप्र
दानिच ॥ इतिचोक्त्वाब्रह्मयोनिःपुनरुच्छ्वासमाविशत् ॥ २० ॥ उच्छ्वसंतंमुनिंदृष्ट्वापुनःपप्रच्छशैलराट् ॥उच्छ्वासकारणंकिंद्ब्रूहिदेवऋषेमम॥
॥ २१ ॥ इत्याकर्ण्यनगस्योक्तंदेवर्षिरमितद्युतिः ॥ अब्रवीच्छ्रूयतांवत्सममोच्छासस्यकारणम् ॥ २२ ॥ गौरीगुरुस्तुहिमवाञ्छिवस्यश्व
शुरःकिल ॥ संबंधित्वात्पशुपतेःपूज्यआसीत्क्षमाभृताम् ॥ २३ ॥ एवमेवचकैलासःशिवस्यावसथःप्रभुः ॥ पूज्यःपृथ्वीभृतांजातोलोकेपा
पौघदारणः ॥ २४ ॥ निषधःपर्वतोनीलोगंधमादनएवच ॥ पूज्याःस्वस्थानमासाद्यसर्वएवक्षमाभृतः ॥ २५ ॥ यंपर्येतिचविश्वात्मासहस्र
किरणःस्वराट्॥ सग्रहर्क्षगणोपेतःसोयंकनकपर्वतः॥२६॥आत्मानंमनुतेश्रेष्ठंवरिष्ठंचधराभृताम्॥सर्वेषामहमेवाग्र्योनास्तिलोकेषुमत्समः॥२७॥

बोले हे वत्स ! मेरे दीर्घश्वासका कारण सुनो ॥ २२ ॥ गौरीगुरु हिमालय शिवके श्वशुर है वह पशुपतिके सम्बन्धसे सदा प्राणियोंसे पूजित है ॥ २३ ॥ एक कैलास शिवका निवासस्थान है वह भी पापनाशक होनेसे लोकोंसे पूज्य है ॥ २४ ॥ निषध पर्वत नीलपर्वत गन्धमादन पर्वत यह सब पर्वत अपने स्थानको प्राप्त होकर सदा पूजनीय हैं ॥ २५ ॥ जिसकी विश्वात्मा सहस्रकिरण ग्रह नक्षत्र गणोंके सहित परिक्रम करते है वह यह कनकपर्वत है ॥ २६ ॥ वह सब भूमिके पर्वतोंसे अपनेको श्रेष्ठ मान्ते हैं कि सबसे अग्रणी मैं हूं मेरे समान कोई नहीं ॥ २७ ॥

हे महीपाल मैं दैत्येन्द्रोंकी नाशक अमोघविक्रमवाली तुम्हारे मायाबीज जप और तपसे ॥ २ ॥ प्रसन्न हूं तुम्हारा राज्य निष्कंटक होगा और पुत्र वंश
करनेवाले होंगे हे वत्स ! मुझमें तुम्हारी दृढभक्ति और अन्तमें सत् पदकी प्राप्ति होगी॥ ३॥हे महामुने ! इस प्रकार मनुराजसे कहकर देवी देखते देखते विन्ध्य
मर्वतको चली गई ॥ ४ ॥ जिस विन्ध्याचलको महर्षि अगस्त्यने रुद्धकर लिया था जो पर्वत एकसमय सूर्यका मार्ग रोंकनेको उठ खडा हुआ था ॥ ५ ॥
वह वरदायक विन्ध्यवासिनी विष्णुकी अवरजा सब लोकोंकी पूजनीया हुई ॥ ६ ॥ ऋषि बोले हे सूतजी! यह विंध्याचल क्या है और किस प्रकार आकाश
स्पर्श करने लगा था और इसने सूर्यका मार्ग क्यों रोका था ॥ ७ ॥ और किस प्रकार अगस्त्यजीने महा ऊंचे पर्वतको प्रकृतिमें स्थित किया यह आप विस्ता

अहंप्रसन्नादैत्येंद्रनाशनाऽमोघविक्रमा ॥ वाग्भवस्यजपेनैवतपसातेसुनिश्चितम् ॥२॥ राज्यंनिष्कंटकंतेऽस्तुपुत्रावंशकराअपि ॥ मयिभक्तिर्दृ
ढावत्समोक्षांतेसत्पदेभवेत् ॥ ॥ ३ ॥ एवंवरान्महादेवीतस्मैदत्त्वामहात्मने ॥ पश्यतस्तुमनोरेवजगामविंध्यपर्वतम् ॥ ४ ॥ योऽसौविंध्याच
लोरुद्धःकुंभोद्भवमहर्षिणा ॥ भानुमार्गावरोधार्थंप्रवृत्तोगगनंस्पृशन् ॥ ५ ॥ साविंध्यवासिनीविष्णोरनुजावरदेश्वरी ॥ बभूवपूज्यालोकानांस
र्वेषांमुनिसत्तम ॥ ६॥ ऋषयऊचुः ॥ कोसौविंध्याचलःसूतकिमर्थंगगनंस्पृशन् ॥ भानुमार्गावरोधंचकिमर्थंकृतवानसौ ॥ ७ ॥ कथंचमै
त्रावरुणिःपर्वतंतंमहोन्नतम्॥प्रकृतिस्थंचकारेतिसर्वंविस्तारतोवद ॥८ ॥ नहितृप्यामहेसाधोत्वदास्यगलितामृतम्॥देव्याश्चरित्ररूपाख्यंपीत्वा
तृष्णाप्रवर्धते॥९॥सूतउवाच॥आसीद्विन्ध्याचलोनाममान्यःसर्वधराभृताम्॥महावनसमूहाढ्योमहापादपसंवृतः ॥ १० ॥ सुपुष्पितैरनेकैश्च
लतागुल्मैस्तुसंवृतः॥मृगावराहामहिषाव्याघ्राःशार्दूलकाअपि॥११॥वानराःशशकाऋक्षाःशृगालाश्चसमंततः ॥ विचरंतिसदाहृष्टाःपुष्टाएवम
होद्यसाः॥१२॥नदीनदजलक्रांतोदेवगंधर्वकिन्नरैः ॥ अप्सरोभिःकिंपुरुषैःसर्वकामफलद्रुमैः ॥१३॥ एतादृशेविंध्यनगेकदाचित्पर्यटन्महीम्॥
देवर्षिःपरमप्रीतोजगामस्वेच्छयामुनिः ॥ ॥१४ ॥ तंदृष्ट्वासनगोमंक्षुतूर्णमुत्थायसंभ्रमात् ॥ पाद्यमर्घ्यंतथादत्त्वावरासनमथार्पयत्॥ १५ ॥

रसे कहो ॥ ८ ॥ हे साधो ! आपके मुखसे निर्गत देवीचरित्ररूपी अमृतको पानकरके हम तृप्त नहीं होते हैं ॥९॥ सूतजी बोले विंध्याचल सब पर्वतोंमें मान्य
महावन और वृक्षोंसे समृद्ध है ॥१०॥ वह अनेक पुष्प लता गुल्मोंसे युक्त मृग वराह महिष व्याघ्र शार्दूल ॥ ११ ॥ वानर खरगोश रीछ शृगालोंसे निषेवित,
जहां यह सब हृष्ट पुष्ट होकर विचरण करते हैं ॥ १२ ॥ नदी नदोंके जलोंसे आक्रान्त, देव गंधर्व किन्नर,अप्सरा किम्पुरुष और सब कामना देनेवाले वृक्षोंसे
सम्पन्न ॥ १३ ॥-पर्वतराज हैं वहाँ एकसमय पृथ्वीपर्यटन करते हुए मुनिराज अपनी इच्छासे आनकर प्राप्त हुए ॥१४॥ उनको देखतेही विन्ध्यका अधिष्ठात्री

और कहा हे राजन्! वर माँगो यह आनन्दजनक दिव्यवचन सुन राजा ॥१४॥ हृदयमें स्थित उन अमरदुर्लभ वरोंको माँगता हुआ मनु बोले हे विशालाक्षि!
सर्वान्तरमें स्थित आपकी जय हो॥१५॥हे माननीय पूजनीय जगत्‌की माता सर्वमंगलमंगला ! तुम्हारी कटाक्षसेही ब्रह्मा जगत् निर्माण करते है॥१६॥भगवान्
पालते और शंकर क्षणमें संहार करते है, तुम्हारी आज्ञासेही इन्द्र त्रिलोकीका शासक है ॥ १७ ॥ और यमराज दण्डसे प्राणियोंको शिक्षा देते है और वरुण
पाशलिये अस्मदादिका पालन करते हैं ॥ १८ ॥ निधिपतित्व कुबेर करता है नैर्ऋत अग्नि वायु ईशान शेष ॥ १९ ॥ यह सब तुम्हारी शक्तिसे होकर तुम्हारी
शक्तिसेही परिबृंहित होते हैं तोभी हे देवि ! यदि इस समय मुझे वर देती हो तो ॥ २० ॥ हे शिवे ! इस बडे सृष्टिके कार्यमें मेरे विघ्ननाशको प्राप्त हो जो वाग्बी

वरयामासतान्हृत्स्थान्वरानमरदुर्लभान् ॥ मनुरुवाच ॥ उवाचवचनंदिव्यंवरंवरयभूमिप ॥ ततआनंदजनकंश्रुत्वावाक्यंमहीपतिः ॥ १४॥
जयदेविविशालाक्षिजयसर्वांतरस्थिते ॥ १५ ॥ मान्येपूज्येजगद्धात्रिसर्वमंगलमंगले ॥ त्वत्कटाक्षावलोकेनपद्मभूःसृजतेजगत् ॥ १६ ॥ वैकुं
ठःपालयत्येवहरःसंहरतेक्षणात् ॥ शचीपतिस्त्रिलोक्याश्चशासकोभवदाज्ञया ॥ १७ ॥ प्राणिनःशिक्षयत्येवदंडेनचपरेतराट् ॥ यादसामधि
पःपाशीपालनंमादृशामपि ॥ १८॥ कुरुतेसकुबेरोऽपिनिधीनांपतिरव्ययः ॥ हुतभुङ्नैर्ऋतोवायुरीशानःशेषएवच ॥ १९ ॥ त्वदंशसंभवा
एवत्वच्छक्तिपरिबृंहिताः ॥ अथापियदिमेदेविवरोदेयोऽस्तिसांप्रतम् ॥ २० ॥ तदाप्रह्वाःसर्गकार्येविघ्नानश्यंतुमेशिवे ॥ वाग्भवस्याऽपिमं
त्रस्ययेकेचिदुपसेविनः ॥ २१ ॥ तेपांसिद्धिःसत्वरापिकार्याणांजायतामपि॥येसंवादमिमंदेविपठंतिश्रावयंतिच ॥ २२ ॥ तेषांलोकेभुक्तिमु
क्तीसुलभेभवतांशिवे ॥ जातिस्मरत्वंभवतुवक्तृत्वंसौष्ठवंतथ।॥ २३ ॥ ज्ञानसिद्धिःकर्ममार्गसंसिद्धिरपिचास्तुहि ॥ पुत्रपौत्रसमृद्धिश्चजायेदि
त्यवमेवचः ॥ २४ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेप्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ भूमिपालमहाबाहोसर्वंमे
तद्भविष्यति ॥ यत्त्वयाप्रार्थितंतत्तेददामिमनुजाधिप ॥ १ ॥

ज मंत्रका सेवन करते है ॥ २१ ॥ उनके कार्योंमें शीघ्रही सिद्धि हो जो इस देवीके संवादको पढते सुनाते है॥२२॥हे शिवे ! लोकमें उनको भक्ति मुक्ति सुलभ
हो तुम्हारी कृपासे जाति स्मरणता प्राप्त हो ॥ २३ ॥ ज्ञानसिद्धि कर्ममार्गसिद्धि भी हो तथा पुत्र पौत्रकी समृद्धि हो यही मेरा वचन
है ॥ २४ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे भाषाटीकायां प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ श्रीदेवी बोली हे राजन् ! हे महाबाहो ! यह सब कुछ होगा
हे राजन् ! जो तैने प्रार्थना की यह मैं प्रदान करती हूं ॥ १ ॥

दोहा—शिवा भवानी भक्तहित,—कारिणि सब सुखमूल । जन ज्वालापरसादपर, सदा रहो अनुकूल ॥

श्रीनारदजी बोले हे नारायण धराधार ! सबके पालनके कारण आपका कहा हुआ पापनाशन देवीचरित्र सुना ॥ १ ॥ सब मन्वन्तरोमे वह देवी जो स्वरूप धारण करती है जिस आकारसे वह महेश्वरी प्रादुर्भाव करती है ॥ २ ॥ वह देवी माहात्म्यसंयुक्त कथा हमसे कहिये जिस प्रकार वह जिससे पूजित और स्तुतिको प्राप्त होती है ॥ ३ ॥ और भक्तोंके भक्तवत्सलतासे मनोरथ पूरे करती है वह हम देवीचारित्र सुननेवालोंको ॥ ४ ॥ वर्णन कीजिये जिससे बडे सुखकी प्राप्ति हो श्रीनारायण बोले हे महर्षे ! पापनाशन चरित्रको श्रवण कीजिये ॥ ५ ॥ जो भक्तोंको भक्ति देनेवाला और महासंपत्ति करनेवाला है

श्रीगणेशायनमः ॥ नारदउवाच ॥ नारायणधराधारसर्वपालनकारण ॥ भवतोदीरितंदेवीचरितंपापनाशनम्॥ १ ॥ मन्वंतरेषुसर्वेषुसादेवीयत्स्वरूपिणी ॥ यदाकारेणकुरुतेप्रादुर्भावंमहेश्वरी ॥ २ ॥ तान्नःसर्वान्समाख्याहिदेवीमाहात्म्यमिश्रितान् ॥ यथाचयेनयेनेहपूजितासंस्तुतापिहि ॥ ३ ॥ मनोरथान्पूरयतिभक्तानांभक्तवत्सला ॥ तन्नःशुश्रूपमाणानांदेवीचरितमुत्तमम् ॥ ४ ॥ वर्णयस्वकृपासिंधोयेनाप्नोतिसुखंमहत् ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ आकर्णयमहर्षेत्वंचरितंपापनाशनम् ॥ ५ ॥ भक्तानांभक्तिजननंमहासंपत्तिकारकम् ॥ जगद्योनिर्महातेजाब्रह्मालोकपितामहः ॥ ६ ॥ आविरासीन्नाभिपद्माद्देवदेवस्यचक्रिणः॥ सचतुर्मुखआसाद्यप्रादुर्भावंमहामते ॥७॥मनुंस्वायंभुवंनामजनयामासमानसात्॥ समानसोमनुःपुत्रोब्रह्मणःपरमेष्ठिनः ॥ ८ ॥ शतरूपांचतत्पत्नीजज्ञेधर्मस्वरूपिणीम् ॥ समनुःक्षीरसिंधोश्चतीरेपरमपावने ॥ ९ ॥ देवीमाराधयामासमहाभाग्यफलप्रदाम् ॥ मूर्तिंचमृन्मयींतस्याविधायपृथिवीपतिः ॥ १० ॥ उपास्तेस्मतांदेवींवाग्भवंसजपन्रहः ॥ निराहारोजितश्वासोनियमव्रतकर्शितः ॥ ११ ॥ एकपादेनसंतिष्ठन्धरायामनिशंस्थिरः ॥ शतवर्षंजितःकामःक्रोधस्तेनमहात्मना ॥१२ ॥ भेजेस्थावरतांदेव्याश्चरणौचिंतयन्हृदि ॥ तस्यतत्तपसादेवीप्रादुर्भूताजगन्मयी ॥ १३ ॥

लोकपितामह ब्रह्मा महातेजस्वी जगत्के आदिकारण ॥ ६ ॥ भगवान् चक्रधारीके नाभिकमलसे प्रगट हुए हे महामते ! इसप्रकार उन चतुर्मुखका प्रादुर्भाव हुआ ॥ ७ ॥ उन्होंने मनसे स्वायंभुव मनुको प्रगट किया वह ब्रह्मा परमेष्ठीके मानसपुत्र हुए ॥ ८ ॥ धर्मरूपिणी उनकी पत्नी शतरूपा हुई वह मनु क्षीरसागरके परम पावन तटमें ॥ ९ ॥ महाभाग्य फलकी देनेवाली देवीकी आराधना करने लगे राजा उसकी मृण्मयी मूर्त्तिका विधान करके ॥ १० ॥ व एकान्तमें भजन करते वाङ्मय देवीका आराधन करने लगे निराहार श्वास रोके हुए नियमव्रतसे कर्शित॥ ११॥ एक पैरसे निरन्तर पृथ्वीमें खडे रहे इस प्रकार सौवर्षतक महात्माने काम क्रोध जीते रक्खा ॥ १२ ॥ और हृदयमें देवीके चरणोंका ध्यान करते रहे उनके तपसे जगन्माता देवी प्रगट हुई ॥ १३ ॥

# अथ श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते दशमस्कन्धः प्रारभ्यते ॥

॥ इति श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते नवमस्कन्धः समाप्तः ॥

होती है ॥ ९० ॥ चौदह मनु जिसके चरणकमलका ध्यान करके मनुत्वको प्राप्त हुए तथा दूसरे देवता निज निज पदको प्राप्त हुए ॥ ९१ ॥ सो रहस्यसेभी रहस्य यह हमने तुमसे कहा है पांचों प्रकृति तथा उनके अंशोंका वर्णन किया ॥९२॥ इसके सुननेसे मनुष्य चारों पदार्थोंको प्राप्त होता है इसमें सन्देह नहीं यह मैंने सत्यही कहा है॥९३॥ इसके सुननेसे अपुत्रको पुत्र, विद्यार्थीको विद्या मिलती है बहुत क्या जिस जिस निमित्त सुनै उसको उसी उसी कामनाकी प्राप्ति होती है॥९४॥जो देवीके आगे सावधान होकर नौरातमें इसको पढै उसपर भगवती अवश्य संतुष्ट होती है ॥९५॥ और जो मनुष्य नित्य एक एक अध्यायको पढता है वह देवीका प्रिय करनेवाला है, देवी उसके वशीभूत होती है ॥९६॥इसमें यथाविधि शकुनोंकी परीक्षा करै उसका क्रम यह है कि कुमारीके अथवा बटुकके हाथसे ॥९७॥ अपना मनोरथ मनमे विचार कर पुस्तक पूजन करावै और जगत्‌की ईशानी देवीको वारंवार प्रणाम करै ॥९८॥ अच्छी प्रकार स्नान करी कन्याको लाकर और स्वयं स्नान कर एक सुवर्णशलाका उनके हाथमें दे ॥९९॥ उन अध्यायोंके चक्रमें उस शलाकाको रखावै फिर जिस अध्यायमें वह शलाका रक्खै उसके अनुसार उस अध्यायको देखकर जैसा लिखा हो वैसा कहै, उसीके अनुसार ग्रन्थका शुभाशुभ फल कहै यदि शुभ होतो शुभ यदि अशुभवार्त्ता निकलै तौ अशुभ फल जानना यदि उसके डालनेमे कुमारी उदासीनता करै तौ उदासीन फल जानना चाहिये यह आपसे देवीचारित्र वर्णन किया॥१००॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे गंगागर्भसम्भूतसर्वविद्यासम्पन्नमिश्रसुखानन्दात्मजविद्यावारिधिपण्डितज्वालाप्रसादमिश्रकृतौ भाषाटीकायां पंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५० ॥

चतुर्दशाऽपिमनवोध्यात्वाचरणपंकजम् ॥ मनुत्वंप्राप्तवंतश्चदेवाःस्वंस्वंपदंतथा ॥ ९१ ॥ तदेतत्सर्वमाख्यातंरहस्यातिरहस्यकम् ॥ प्रकृतीनांपंचकस्यतदंशानांचवर्णनम् ॥ ९२ ॥ श्रुत्वैतन्मनुजोनित्यंपुरुषार्थचतुष्टयम् ॥ लभतेनाऽत्रसंदेहःसत्यंसत्यंमयोदितम् ॥ ९३ ॥ अपुत्रोलभतेपुत्रंविद्यार्थीप्राप्नुयाच्चताम् ॥ यंयंकामंस्मरेद्वापितंतंश्रुत्वासमाप्नुयात् ॥ ९४ ॥ नवरात्रेपठेदेतद्देव्यग्रेतुसमाहितः ॥ परितुष्टाजगद्धात्रीभवत्येवहिनिश्चितम् ॥ ९५॥ नित्यमेकैकमध्यायंपठेद्यःप्रत्यहंनरः ॥ तस्यवश्याभवेद्देवीदेवीप्रियकरोहिसः ॥ ९६ ॥ शकुनांश्चपरीक्षेतनित्यमस्मिन्यथाविधि ॥ कुमारीदिव्यहस्तेनयद्वाबटुकरांबुजात् ॥ ९७॥ मनोरथंतुसंकल्प्यपुस्तकंपूजयेत्ततः ॥ देवींचजगदीशानींप्रणमेच्चपुनःपुनः ॥ ९८॥ सुस्नातांकन्यकांतत्राऽऽनीयाऽभ्यर्च्ययथाविधि ॥ शलाकांरोपयेन्मध्येतयास्वर्णेननिर्मिताम् ॥ ९९ ॥ शुभंवाऽप्यशुभंतत्रयदायातिचतद्भवेत्॥उदासीनेऽप्युदासीनंकार्यंभवतिनिश्चितम्॥१००॥इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेपंचाशत्तमोऽध्यायः॥५०॥
बाणाक्षिरसरामैस्तुसार्धैः ( ३६२५ ) श्लोकैःसुविस्तरः ॥ देवीभागवतस्यास्यनवमस्कन्धईरितः ॥

इदं पुस्तकं मुम्बय्यां श्रीकृष्णदासात्मजक्षेमराजेन स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम् ) मुद्रणालये मुद्रितम् । संवत् १९७६, शके १८४१, सन् १९१९ ई०

दुर्गा, भीमा, भ्रामरीको पूजै आठो दलोमे फिर ब्राह्मी, माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी ॥ ७९ ॥ वाराही, नारसिंही, ऐन्द्री, चामुण्डाको पूजै फिर चौबीस दलोमें पूर्वसे क्रमानुसार ॥ ८० ॥ विष्णुमाया, चेतना, बुद्धि, निद्रा, क्षुधा, छाया, शक्ति, परा, तृष्णा, शांति, जाति, लज्जा ॥ ८१ ॥ शांति, श्रद्धा, कीर्ति, लक्ष्मी, धृति, वृत्ति, श्रुति, स्मृति, दया, तुष्टि, पुष्टि, मातृ, भ्रांति यह क्रमसे पूजै ॥ ८२ ॥ फिर भूपुर कोणमें गणेश क्षेत्रपाल बटुक योगिनीका बुद्धिमान् पूजन करै ॥८३॥ इसके बाहर वज्रादि हाथमें लिये इन्द्रादिका पूजन करै इसप्रकार आवरणसहित देवीको पूज ॥८४॥ और भगवतीकी सन्तुष्टताके निमित्त विधिवत राजउपचार समर्पण करै, फिर अर्थपूर्वक नवार्ण मंत्रका जप करै इस मंत्रमें महासरस्वती महाकालीके क्रमसे बीज हैं, और वित् च इ यह तीन पद क्रमसे सत् चित्

पूजयेच्चततः पश्चात्त दुर्गांभीमांभ्रामरींचततोवसुदलेषुच॥ब्राह्मींमाहेश्वरींचैवकौमारीवैष्णवीतथा॥७९॥वाराहीनारसिंहींचऐंद्रींचामुंडकांतथा ॥ त्त्वपत्रेषुपूर्वतः॥८०॥विष्णुमायांचेतनांचबुद्धिनिद्रांक्षुधांतथा ॥ छायाशक्तिपरांतृष्णांशांतिजातिंचलज्जया ॥८१॥ शांतिश्रद्धांकीर्तिलक्ष्म्यौ धृतिंवृत्तिश्रुतिंस्मृतिम् ॥ दयांतुष्टिंततःपुष्टिंमातृभ्रान्तीइतिक्रमात् ॥८२॥ ततोभूपुरकोणेषुगणेशंक्षेत्रपालकम् ॥ बटुकंयोगिनीश्चापिपूजयेन्म तिमान्नरः ॥ ८३ ॥ इंद्राद्यानपितद्बाह्येवज्राद्यायुधसंयुतान् ॥ पूजयेदनयारीत्यादेवींसावरणांततः॥८४॥राजोपचारान्विविधान्दद्यादंबाप्रतुष्ट ये॥ततोजपेन्नवार्णंचमंत्रंमन्त्रार्थपूर्वकम् ॥८५॥ ततःसप्तशतीस्तोत्रंदेव्याअग्रेतुसंपठेत् ॥ नानेनसदृशंस्तोत्रंविद्यतेभुवनत्रये ॥८६॥ततश्चाऽनेन देवेशींतोषयेत्प्रत्यहंनरः॥ धर्मार्थकाममोक्षाणामालयंजायतेनरः ॥ ८७ ॥ इतितेकथितंविप्रश्रीदुर्गायाविधानकम् ॥ कृतार्थतायेनभवेत्तदेत त्कथितंतव ॥ ८८ ॥ सर्वेदेवाहरिब्रह्मप्रमुखामनवस्तथा ॥ मुनयोज्ञाननिष्ठाश्चयोगिनश्चाऽऽश्रमास्तथा ॥८९ ॥ लक्ष्म्यादयस्तथादेव्यःसर्वे ध्यायंतितांशिवाम् ॥ तदेवजन्मसाफल्यंदुर्गास्मरणमस्तिचेत् ॥ ९० ॥

हे चिद्रूपिणी महासरस्वती! हे सद्रूपिणी महासरस्वती! हे आनन्दरूपिणी महाकालिका! तुमको चामुण्डायै ब्रह्मविद्याप्राप्तिके लिये ध्यान करता हूं॥८५॥ फिर देवीके आगे सप्तशतीस्तोत्र पढै इसके समान तीनों भुवनमें दूसरा स्तोत्र नहीं है[यह मार्कण्डेय पुराणका है] ॥८६॥ इससे प्रतिदिन मनुष्य देवेशीका यजन करै चार लाख इसका पुरश्चरण और दशांश पायसका हवन करै॥ इससे मनुष्यको धर्म अर्थ काम मोक्षकी प्राप्ति होती है॥८७॥ हे विप्र! यह आपसे श्रीदुर्गापूजाका विधान कहा, इससे कृतार्थता प्राप्त होती है सो आपसे सुनाया ॥ ८८ ॥ सब देवता हरि, ब्रह्मा, मनु, ज्ञाननिष्ठ मुनि, योगी, आश्रमवासी॥८९॥ लक्ष्मीआदिक देवी सबही उस शिवाका ध्यान करती हैं दुर्गाके स्मरणसेही जन्मकी सफलता

आनन्दके वाचक चामुण्डापद ब्रह्मविद्याका विशेषण है, उसका हम ध्यान करते हैं, अर्थात्

महाकाली त्रिनयना नाना भूषणोंसे भूषित नीलांजनकी समान दशपाद और दश मुखवालीको भजन करता हूं ॥ ६६॥ मधुकैटभके नाशके निमित्त ब्रह्माजीने
जिनकी स्तुति की इसप्रकार कामबीजस्वरूपिणी महाकालीका ध्यान करै ॥ ६७ ॥ महालक्ष्मीका ध्यान कहते हैं अक्षमाला, परशु, गदा, वज्र, पद्म, धनुष,
कुंडिका, दंड, शक्ति असि ( तलवार ) ॥६८॥चर्म, अम्बुज, घंटा, सुरापात्र, शूल, पाश, सुदर्शन धारण करनेवाली अरुणप्रभा॥६९॥नवार्ण अन्तर्गत माया
बीजकी अधिदेवता लाल कमलके आसनमें स्थित महिषासुरमर्दिनी महादेवीको भजन करता हूं ॥ ७० ॥ महासरस्वतीका ध्यान कहते हैं घंटा, शूल, हल,
मुशल, सुदर्शन, धनुर्बाण हस्तकमलमें धारे कुंदकी समान ॥ ७१ ॥ शुंभादि दैत्योंका संहार करनेवाली नवार्णमंत्रके वाग्बीजकी अधिदेवता सच्चिदानंद विग्रह
वाली महासरस्वतीका ध्यान, करता हूं ॥ ७२ ॥ इसका यंत्र पहले तीनकोण पट्कोण युक्त करे तथा उसे अष्टदल पद्म और चौवीसदल पद्मयुक्त करै॥७३॥

महाकालींत्रिनयनांनानाभूषणभूषिताम् ॥ नीलांजनसमप्रख्यांदशपादाननांभजे ॥ ६६ ॥ मधुकैटभनाशार्थंयांतुष्टावांबुजासनः ॥ एवंध्याये
न्महाकालींकामबीजस्वरूपिणीम् ॥ ६७ ॥ अक्षमालांचपरशुंगदेषुकुलिशानिच ॥ पद्मंधनुष्कुंडिकांचदंडशक्तिमसिंतथा ॥ ६८ ॥ चर्मांबु
जंतथाघंटांसुरापात्रंचशूलकम् ॥ पाशंसुदर्शनंचैवदधतीमरुणप्रभाम् ॥ ६९ ॥ रक्तांबुजासनगतांमायाबीजस्वरूपिणीम् ॥ महालक्ष्मीभजेदेवं
महिषासुरमर्दिनीम्॥७०॥घंटाशूलेहलंशंखंमुसलंचसुदर्शनम् ॥धनुर्बाणान्हस्तपद्मैर्दधानांकुंदसन्निभाम्॥७१॥शुंभादिदैत्यसंहर्त्रींवाणीबीजस्व
रूपिणीम्॥महासरस्वतीध्यायेत्सच्चिदानंदविग्रहाम्॥७२॥यंत्रमस्याःशृणुप्राज्ञत्र्यस्रंपट्कोणसंयुतम्॥ततोऽष्टदलपद्मंचचतुर्विंशतिपत्रकम्॥७३॥
भूगृहेणसमायुक्तंयंत्रमेवंविचिंतयेत्॥शालग्रामेघटेवाऽपियन्त्रेवाप्रतिमासुवा ॥७४॥ बाणलिंगेथवासूर्येयजेदेवीमनन्यधीः ॥ जयादिशक्तिसंयु
क्तेपीठेदेवीप्रपूजयेत् ॥७५॥ पूर्वकोणेसरस्वत्यासहितंपद्मजंयजेत्॥श्रियासहहरिंतत्रनैर्ऋतेकोणकेयजेत्॥७६॥ पार्वत्यासहितंशंभुंवायुकोणेस
मर्चयेत्॥देव्याउत्तरतःपूज्यःसिंहोवामेमहासुरम्॥७७॥महिषंपूजयेदन्तेपट्कोणेषुयजेत्क्रमात्॥नंदजांरक्तदंतांचतथाशाकंभरीशिवाम् ॥ ७८॥

भूगृह ( गृह ) से युक्त इसप्रकारसे विचार करै शालिग्राम घटयंत्र वा प्रतिमामें ॥ ७४ ॥ वाणलिंग वा सूर्यमें अनन्य बुद्धिसे देवीका यजन करै जयादि शक्ति
संयुक्त पीठ 'सिंहासन' मे देवीको ध्यान करै जयादिशक्ति "जयायै नमः विजयायै नमः अजितायैनमः अपराजितायै नमः नित्यायैनमः विलासिन्यै नमःदोग्ध्यै
नमःअघोरायैनमः मंगलायै नमः" ॥ ७५ ॥ आवरण देवता कहते हैं पूर्वकोण अर्थात् देवीके अग्रकोणमें सरस्वतीसहित ब्रह्माजीको पूजै 'सरस्वतीसहिताय
ब्रह्मणेनमः' इत्यादि सर्वत्र जानना नैर्ऋत्य कोणमे लक्ष्मीसहित हरिको ॥ ७६ ॥ वायु कोणमें पार्वतीसहित शिवको देवीके उत्तरकी ओर सिंह और वाम ओर
महासुर महिषकी सायुज्य पानेके कारण पूजा करै ॥७७॥ महिषपूजा अन्तमें करै यह यजनक्रमसे पट्कोणमें करै नन्दजा,रक्तदंतिका,शाकंभरी, शिवा ॥७८॥

जो इनका भजन नहीं करते हैं उनको कहीं कुछ नहीं है वह सर्व
हे ब्रह्मन् ! अब दुर्गाका विधान सुनो जिसके स्मरणमात्रसे महाआपत्ति दूर होती है ॥ ५३ ॥
माता शैवी शक्ति सबसे उपासनीय है ॥ ५४ ॥ वह सबकी बुद्धि अधिष्ठात्री देवी अन्तर्यामीस्वरूपिणी बडे संकटकी हरनेवाली पृथ्वीमें दुर्गानामसे विख्यात है
॥ ५५ ॥ यह वैष्णव और शैवोंसे नित्य उपासनीय है वह मूल प्रकृतिरूप सृष्टिकी स्थिति अन्त करनेवाली है ॥५६॥उसका मंत्रोंमें उत्तम नवाक्षर मंत्र कहता
हूं वाणीबीज भुवनेश्वरीबीज कामबीज॥५७॥"ओं ऐं ह्रीं क्लीं चामुण्डायै विच्चे" इसप्रकार यह नवाक्षरमंत्र है यह भजन करनेवालोंको कल्पवृक्षरूप है ॥५८॥
ब्रह्मा विष्णु महेश यह इनके ऋषि है गायत्री उष्णिक् अनुष्टुप् यह छन्द हैं ॥ ५९ ॥ महाकाली महालक्ष्मी महासरस्वती देवता है रक्तदन्तिका दुर्गा भ्रामरी

एनांनभजतेयोहितादृङ्नास्त्येवकुत्रचित्॥ सर्वो
अधुनाशृणुविप्रेंद्रदुर्गादेव्याविधानकम् ॥ यस्याःस्मरणमात्रेणपलायन्तेमहापदः ॥ ५३ ॥ दुर्गसंकटहंत्रीतिदुर्गेतिप्रथिताभुवि ॥ ५५ ॥ वैष्ण
पास्यासर्वमाताशैवीशक्तिर्महाद्भुता ॥ ५४ ॥ सर्वबुद्ध्यधिदेवीयमंतर्यामिस्वरूपिणी ॥ तस्यानवाक्षरंमंत्रंवक्ष्येमंत्रोत्तमोत्तमम् ॥ वाग्भवंश
वानांचशैवानामुपास्येयंचनित्यशः॥ मूलप्रकृतिरूपासासृष्टिस्थित्यंतकारिणी ॥५६॥ नवाक्षरोमनुःप्रोक्तोभजतांकल्पपादपः ॥५८॥ ब्रह्मविष्णुम
भुवनिताकामबीजंततःपरम् ॥ ५७ ॥ चामुंडायैपदंपश्चाद्विच्चेइत्यक्षरद्वयम् ॥ महाकालीमहालक्ष्मीःसरस्वत्यपिदेवता ॥ स्याद्रक्तदं
हेशानाऋषयोऽस्यप्रकीर्तिताः॥ छंदांस्युक्तानिसततंगायत्र्युष्णिगनुष्टुभः ॥ ५९ ॥ धर्मार्थकाममोक्षेषुविनियोगउदाहृतः ॥६१ ॥ ऋषिच्छं
तिकाबीजंदुर्गाचभ्रामरीतथा ॥ ६० ॥ नंदाशाकंभरीदेव्यौभीमाचशक्तयःस्मृताः ॥ बीजत्रयैश्चतुर्भिश्चद्वाभ्यांसर्वेणचैवहि ॥ षडंगा
दोदैवतानिमौलौवक्त्रेहृदिन्यसेत् ॥ स्तनयोःशक्तिबीजानिन्यसेत्सर्वार्थसिद्धये ॥ ६२ ॥ गुदेन्यसेन्मन्त्रवर्णान्सर्वेणव्यापकंचरेत् ॥ ६४ ॥
निमनोःकुर्याज्जातियुक्तानिदेशिकः ॥ ६३ ॥ शिखायांलोचनद्वंद्वश्रुतिनासाननेषुच
खड्गचक्रगदाबाणचापानिपरिघंतथा ॥ शूलंभूशुंडींचशिरःशंखंसंदधतींकरैः ॥ ६५ ॥

ऋषि छन्द देवता मौली ( शिर ) मुख
बीज है ॥ ६० ॥ नंदा शाकंभरी देवी भीमा शक्तियें है धर्म अर्थ काम मोक्षमें इनका विनियोग है ॥ ६१ ॥
और हृदयमें न्यास करै सर्व अर्थसिद्धिके निमित्त स्तनोंमें शक्तिबीजका न्यास करै तीन बीज दक्षिणस्तनमें और तीन शक्ति वामस्तनमें न्यास करै ॥ ६२ ॥
फिर तीन और चामुण्डायै इन चार बीजको और विच्चे इन दोसे और पूरे मंत्रसे नमःस्वाहा वषट् हूं वौषट् फट् लगाकर षडंगन्यास करै ॥ ६३ ॥ शिखा
दोनों नेत्र कान नासिका मुख गुद इनमें मंत्रवर्णोंका न्यास कर सर्वांगमें न्यास करै ॥ ६४ ॥ ध्यान कहते हैं खड्ग, चक्र, गदा, बाण,
चाप, परिघ, शूल, भुशुण्डी, शिर, शंख, हाथमें लिये ॥ ६५ ॥

सहित बुद्धिमान् पूजन करै ॥ ३९ ॥ फिर सहस्रनामस्तोत्रसे देवीका पूजन करै सहस्र संख्याक जप नित्य प्रयत्नसे करै ॥ ४० ॥ जो इसप्रकारसे परादेवी परमेश्वरीका पूजन करते हैं वह विष्णुकी तुल्य होकर गोलोकमें जाते है ॥४१॥ जो पण्डित कार्तिकी पूर्णमासीको राधाका जन्मोत्सव करता है उसको परादेवी रासेश्वरी अपना साान्निध्य देती है ॥ ४२ ॥ किसी एक कारणसे वृन्दावन वनमें वही गोलोकस्थायिनी राधा वृषभानुनंदिनी हुई ॥ ४३ ॥ इसमें कहे मन्त्र और वर्ण संख्याके विधानसे पुरश्चरण कर्म कहा है और इसका दशांश होम करना चाहिये ॥ ४४ ॥ तिल, मधु, घृत, पयके साथ हवन करै और परमभक्ति करै-नारदजी बोले हे मुने ! वह स्तोत्र कहिये जिससे देवी प्रसन्न हो ॥४५॥ नारायण बोले हे परमेशानि ! हे रासमंडलकी निवास करनेवाली! हे रासेश्वरी!

ततःस्तुवीतदेवेशींस्तोत्रैर्नामसहस्रकैः ॥ सहस्रसंख्यंचजपंनित्यंकुर्यात्प्रयत्नतः ॥ ४० ॥ यएवंपूजयेद्देवींराधांरासेश्वरींपराम् ॥ सभवेद्विष्णुतुल्यस्तुगोलोकंयातिसंततम् ॥४१॥ यःकार्त्तिक्यांपौर्णमास्यांराधाजन्मोत्सवंबुधः ॥ कुरुतेतस्यसान्निध्यंदद्याद्रासेश्वरीपरा॥ ४२ ॥ केनचित्कारणेनैवराधावृंदावनेवने ॥ वृषभानुसुताजातागोलोकस्थायिनीसदा ॥४३॥ अत्रोक्तानांतुमंत्राणांवर्णसंख्याविधानतः ॥ पुरश्चरणकर्मोक्तंदशांशंहोममाचरेत् ॥ ४४ ॥ तिलैस्त्रिस्वादुसंयुक्तैर्जुहुयाद्भक्तिभावतः ॥ नारदउवाच ॥ स्तोत्रंवदमुनेसम्यग्येनदेवीप्रसीदति ॥ ४५ ॥ नारायणउवाच॥ नमस्तेपरमेशानिरासमंडलवासिनि॥रासेश्वरिनमस्तेऽस्तुकृष्णप्राणाधिकप्रिये ॥ ४६ ॥ नमस्त्रैलोक्यजननिप्रसीदकरुणार्णवे ॥ ब्रह्मविष्ण्वादिभिर्देवैर्वंद्यमानपदांबुजे ॥ ४७ ॥ नमःसरस्वतीरूपेनमःसावित्रिशंकरि ॥ गंगापद्मावतीरूपेषष्ठिमंगलचंडिके॥ ४८ ॥ नमस्तेतुलसीरूपेनमोलक्ष्मीस्वरूपिणि ॥ नमोदुर्गेभगवतिनमस्तेसर्वरूपिणि ॥४९ ॥ मूलप्रकृतिरूपांत्वांभजामःकरुणार्णवाम् ॥ संसारसागरादस्मानुद्धरांबदयांकुरु ॥ ५० ॥ इदंस्तोत्रंत्रिसंध्यंयःपठेद्राधांस्मरन्नरः ॥ नतस्यदुर्लभंकिंचित्कदाचिच्चभविष्यति ॥ ५१ ॥ देहांतेचवसेन्नित्यंगोलोकेरासमंडले ॥ इदंरहस्यंपरमंनचाऽऽख्येयंतुकस्यचित् ॥ ५२ ॥

हे कृष्ण प्राणाधिका ! तुमको प्रणाम है ॥४६॥ त्रैलोक्यजननी करुणाकी सागर ब्रह्मा विष्णु आदि देवताओंसे नमस्कृत चरणवाली तुमको प्रणाम है ॥४७॥ सरस्वतीरूप सावित्रि, शांकरि गंगा पद्मावतीरूपे षष्ठि मंगलचण्डिके तुमको प्रणाम है ॥ ४८ ॥ तुलसीरूप लक्ष्मीस्वरूपिणी, दुर्गे भगवति सर्वस्वरूपिणी तुमको प्रणाम है ॥ ४९ ॥ तुम मूलप्रकृति करुणारूपिणी हो तुमको प्रणाम है। हे मातः ! हमको संसारसागरसे उद्धार कर दया करो ॥ ५० ॥ जो इस स्तोत्रको राधाको स्मरण करता तीनों संध्याओंमे पढता है उसको कभी कोई बात दुर्लभ नहीं रहेगी ॥ ५१ ॥ वह देहान्तमें नित्य रासमण्डलमें निवास करता है यह परम रहस्य किसीसे नहीं कहना चाहिये ॥ ५२ ॥

रत्नसिंहासनपर स्थित गोपीमण्डलकी नायिका कृष्णकी प्राणसे अधिक प्यारी वेदबोधित परमेश्वरीका ॥ २७ ॥ इसप्रकारसे ध्यान करके शालिग्राम
शिला अथवा घटमें बाह्य ध्यान करके वा अष्टदल यंत्रमें विधानसे देवीको पूजन करै ॥ २८ ॥ आवाहन करनेके उपरान्त आसनादि दे मूल मंत्रका उच्चारण
कर आसनादिकी कल्पना करै ॥ २९ ॥ पायचरणोमे और मस्तकमे अर्घ्य दे और मुखमें मूलमन्त्रसे तीनवार आचमन करै ॥ ३० ॥ फिर मधुपर्क और एक
पयस्विनी गौ दे फिर स्नानशालामें लाकर वहां उसकी भावना करै ॥ ३१ ॥ उवटन स्नानविधि और वस्त्रादिकी कल्पना करके फिर अनेक अलंकारपूर्वक चन्दन
दे ॥ ३२ ॥ अनेक प्रकारकी पुष्पमाला तुलसीकी मंजरीयुक्त दे पारिजातके फूल शतपत्र कमल पुष्प दे ॥ ३३ ॥ फिर पवित्रतापूर्वक परिवारका अर्चन करै

रत्नसिंहासनासीनांगोपीमंडलनायिकाम् ॥ कृष्णप्राणाधिकांवेदबोधितांपरमेश्वरीम्॥२७॥एवंध्यात्वाततोबाह्येशालग्रामेघटेऽथवा ॥ यंत्रेवा
ऽष्टदलेदेवींपूजयेत्तुविधानतः ॥ २८ ॥ आवाह्यदेवींतत्पश्चादासनादिप्रदीयताम् ॥ मूलमंत्रंसमुच्चार्यचाऽऽसनादीनिकल्पयेत् ॥२९ ॥ पा
द्यंतुपादयोर्दद्यान्मस्तकेऽर्घ्यंसमीरितम् ॥ मुखेत्वाचमनीयंस्यात्त्रिवारंमूलविद्यया ॥ ३० ॥ मधुपर्कंततोदद्यादेकांगांचपयस्विनीम् ॥ ततोन
येत्स्नानशालांतांचतत्रैवभावयेत् ॥ ३१ ॥ अभ्यंगादिस्नानविधिंकल्पयित्वाऽथवाससी ॥ ततश्चचंदनंदद्यान्नानालंकारपूर्वकम् ॥ ३२ ॥ पु
ष्पमालाबहुविधास्तुलसीमंजरीयुताः ॥ पारिजातप्रसूनानिशतपत्रादिकानिच ॥३३॥ ततःकुर्यात्पवित्रंतत्परिवारार्चनंविभोः ॥ अग्नीशासु
रवायव्यमध्येदिक्ष्वंगपूजनम् ॥ ३४ ॥ कृत्वापश्चादष्टदलेदक्षिणावर्ततोऽग्रतः ॥ मालावतीमग्रदलेवह्निकोणेचमाधवीम्॥ ३५ ॥ रत्नमालां
दक्षिणेचनैर्ऋत्येतुसुशीलकाम्॥पश्चाद्दलेशशिकलांपूजयेन्मतिमान्नरः ॥३६ ॥ मारुतेपारिजातांचाप्युत्तरेचपरावतीम् ॥ईशानकोणेसंपूज्यासुं
दरीप्रियकारिणी॥३७॥ब्राह्म्यादयस्तुतद्बाह्येप्याशापालांस्तुभूपुरे॥वज्रादिकान्यायुधानिदेवीमित्थंप्रपूजयेत्॥ ३८ ॥ ततोदेवींसावरणांगंधाद्यै
रुपचारकैः ॥ राजोपचारसहितैःपूजयेन्मतिमान्नरः॥३९॥

फिर अग्नि, ईशान, नैर्ऋत्य, वायव्य, मध्यादिमे अंगपूजन करै ॥३४॥ फिर अष्टदल यंत्रमे दक्षिण क्रमसे मालादि अष्टशक्तिका पूजन करै उसका क्रम यह है
कि, अग्रदलमें मालावतीका अग्निकोणमे माधवीका ॥ ३५ ॥ दक्षिणमे रत्नमालाका, नैर्ऋत्यमें सुशीलाका, पश्चिममे शशिकलाका बुद्धिमान नित्य पूजन करै
॥ ३६ ॥ वायव्यमे पारिजाताका, उत्तरमें परावतीका, ईशा नकोनमें प्रियकारिणी सुन्दरीका ॥ ३७ ॥ ब्राह्मी आदिका उसके बाहरभागमे आशापालका भूमिके
अग्रभागमें और वज्रादि आयुधसहित इसप्रकारसे निरन्तर देवीका पूजन करै ॥ ३८ ॥ फिर आवरणसहित देवीको गन्धादि उपचारके सहित तथा राज उपचारके

ब्रह्मासे विराट्ने, उनसे धर्मने, धर्मसे मैने लिया यह इस मंत्रकी परम्परा है ॥ १४ ॥ मै इस मंत्रको जपता हूं, इसकारण मै इस मंत्रका ऋषि हूं, ब्रह्मादि सम्पूर्ण देवताभी नित्य इसका प्रसन्नतासे ध्यान करते है ॥ १५ ॥ राधामंत्रकी उपासनाके विना कृष्णपूजाका अधिकार नहीं होता इस कारण सब वैष्ण वोंको राधाका अर्चन करना चाहिये ॥ १६ ॥ वह कृष्णकी प्रिया देवी है और इसीसे वह विभु राधाके अधीन हैं, और वह रासेश्वरी उनके विना स्थित नही रह सकती ॥ १७ ॥ सब कामके साधनेसेही इनका राधा नाम है दुर्गा मंत्रके विना और जो मंत्र इस स्कंधमे कहे हैं उन सबका ऋषि मै हूं ॥ १८ ॥ इसका देवी गायत्री छन्द राधा देवता है प्रणव बीज भुवनेश्वरी शक्ति है ॥ १९ ॥ मूल मंत्रको छःबार आवर्तन कर षडंग न्यास करै फिर रासकी नायिका महादेवी राधिकाका ध्यान करै ॥२०॥ हे मुने ! सामवेदके कहे अनुसार पूर्वोक्त प्रकारसे ध्यान करै श्वेत चम्पेकी समान वर्णकी कांति शरदचन्द्रकी समान मुख ॥ २१ ॥ कोटिचन्द्रकी समान कांति शारद कमलकी समान नेत्र बिम्बाकी समान अधर वडा श्रोणिभाग कौंधनीयुक्त नितम्ब ॥ २२ ॥ कुन्दकी पंक्तिकी समान दांतोकी पंक्ति क्षौम वस्त्र पहरे अग्निमें शुद्ध जो अग्निमें रखनेसे न जलैं ऐसे वस्त्रोंसे युक्त ॥२३॥ कुछेक हास्यसे प्रसन्नमुखवाली हस्तीके कुंभकी समान स्तन द्वादशवर्षकी अवस्था रत्नोंके भूषणोंसे युक्त ॥ २४ ॥ शृंगारसागरकी लहरवाली भक्तके अनुग्रहमें तत्पर मल्लिका चमेलीकी मालायुक्त केश पाशसे विराजित ॥ २५ ॥ सुकुमार अंगकी लतावाली रासमण्डलके मध्यमे स्थित सुन्दर अभयकारिणी शान्त निरन्तर स्थिर यौवनवाली ॥ २६ ॥

अहंजपामितंमंत्रंतेनाऽहमृषिरीडितः ॥ब्रह्माद्याःसकलादेवानित्यंध्यायंतितांमुदा॥१५॥कृष्णार्चायांनाधिकारोयतोराधार्चनंविना ॥ वैष्णवैः सकलैस्तस्मात्कर्तव्यंराधिकार्चनम् ॥ १६ ॥ कृष्णप्राणाधिदेवीसातदधीनोविभुर्यतः ॥रासेश्वरीतस्यनित्यंतयाहीनोनतिष्ठति॥१७॥ राध्नोतिसकलान्कामांस्तस्माद्राधेतिकीर्तिता ॥ अत्रोक्तानांमनूनांचऋषिरस्म्यहमेवच ॥ १८ ॥ छंदश्चदेवीगायत्रीदेवताऽत्रचराधिका ॥ तारोबीजंशक्तिबीजंशक्तिस्तुपरिकीर्तिता ॥ १९ ॥ मूलावृत्त्यापडंगानिकर्तव्यानीतरत्रच ॥ अथध्यायेन्महादेवींराधिकांरासनायिकाम् ॥ २० ॥ पूर्वोक्तरीत्यातुमुनेसामवेदेविगीतया॥श्वेतचंपकवर्णाभांशरदिंदुसमाननाम् ॥ २१ ॥ कोटिचंद्रप्रतीकाशांशरदंभोजलोचनाम् ॥ बिंबाधरांपृथुश्रोणींकांचीयुतनितंबिनीम्॥ २२ ॥ कुंदपंक्तिसमानाभदंतपंक्तिविराजिताम् ॥ क्षौमांबरपरीधानांवह्निशुद्धांशुकान्विताम् ॥ २३ ॥ ईषद्धास्यप्रसन्नास्यांकरिकुंभयुगस्तनीम् ॥ सदाद्वादशवर्षीयांरत्नभूषणभूषिताम् ॥ २४॥ शृंगारसिंधुलहरींभक्तानुग्रहकातराम् ॥ मल्लिकामालतीमालाकेशपाशविराजिताम् ॥ २५ ॥ सुकुमारांगलतिकांरासमंडलमध्यगाम् ॥ वराभयकरांशांतांशश्वत्सुस्थिरयौवनाम् ॥ २६ ॥

अधुनाश्रोतुमिच्छामिरहस्यंवेदगोपितम् ॥ राधायाश्चैवदुर्गायाविधानंश्रुतिचोदितम् ॥ २ ॥ महिमावर्णितोऽतीवभवतापरयोर्द्वयोः ॥ श्रुत्वा तंतद्गतंचेतोनकस्यस्यान्मुनीश्वर ॥ ३ ॥ ययोरंशोजगत्सर्वयन्निश्यम्यंचराचरम् ॥ ययोर्भक्त्याभवेन्मुक्तिस्तद्विधानंवदाऽधुना ॥ ४ ॥ नारायणउवाच ॥ शृणुनारदवक्ष्यामिरहस्यंश्रुतिचोदितम् ॥ यन्नकस्यापिचाऽऽख्यातंसारात्सारंपरात्परम् ॥ ५ ॥ श्रुत्वापरस्मैनोवाच्यंय तोऽतीवरहस्यकम् ॥ मूलप्रकृतिरूपिण्याःसंविदोजगदुद्भवे ॥ ६ ॥ प्रादुर्भूतंशक्तियुग्मंप्राणबुद्ध्यधिदैवतम् ॥ जीवानांचैवसर्वेषांनियंतृप्रेर कंसदा ॥ ७ ॥ तदधीनंजगत्सर्वंविराडादिचराचरम् ॥ यावत्तयोःप्रसादोनतावन्मोक्षोहिदुर्लभः ॥ ८ ॥ ततस्तयोःप्रसादार्थंनित्यंसेवेतत द्वयम् ॥ तत्रादौराधिकामंत्रंशृणुनारदभक्तितः ॥ ९ ॥ ब्रह्मविष्ण्वादिभिर्नित्यंसेवितोयःपरात्परः ॥ श्रीराधेतिचतुर्थ्यंतंवह्निजायाततःपरम् ॥ ॥ १० ॥ षडक्षरोमहामंत्रोधर्माद्यर्थप्रकाशकः ॥ वायाबीजादिकश्चायंवांछाचिंतामणिःस्मृतः ॥ ११ ॥ वक्त्रकोटिसहस्रैस्तुजिह्वाकोटिश तैरपि॥ एतन्मन्त्रस्यमाहात्म्यंवर्णितुंनैवशक्यते ॥१२॥ जग्राहप्रथमंमंत्रंश्रीकृष्णोभक्तितत्परः॥उपदेशान्मूलदेव्यागोलोकेरासमंडले॥ १३ ॥ विष्णुस्तेनोपदिष्टस्तुतेनब्रह्माविराट्तथा॥तेनधर्मस्तेनचाऽहमित्येषाहिपरंपरा ॥ १४ ॥

अब वेदमें गुप्त रहस्यके सुननेकी इच्छा करता हूं जो राधा और दुर्गाका श्रुतिकथित विधान है ॥ २ ॥ तुमने इन दोनोंकी बडी महिमा वर्णन की है इसको सुनकर इसमें किसका मन न लगेगा ॥ ३ ॥ जिनके अंशसे यह सब चराचर जगत् है जिनकी भक्तिसे मुक्ति होती है उनका अब विधान कहो॥ ४ ॥नारायण बोले हे नारद ! सुनो वेदकथित विधानरहस्य कहता हूं जो आजतक किसीसे नहीं कहा और सारका भी सार है परात्पर है ॥ ५ ॥ और यह सुनकर दूसरेसे न कहना चाहिये कारण कि बडा गुप्त है मूलप्रकृति जगदीश्वरीसे जगत्के प्रगट होनेमें ॥६ ॥ समष्टि व्यष्टि प्राणकी अधिदेवता राधा शक्ति तथा समष्टि व्यष्टि बुद्धिकी[1] अधिदेवता दुर्गा यह समस्त जीवोंकी प्रेरण करनेवाली प्रगट हुई है॥ ७॥यह विराटादि सचराचर जगत् उसीके अधीन है जबतक इन दोनोंका प्रसाद न हो तबतक मुक्ति बडी दुर्लभ है॥८॥इसकारण उन दोनोंके प्रसन्न करनेके निमित्त दोनोंहीका सेवन करै हे नारद ! प्रथम भक्तिसे राधिकाका मन्त्र सुनो ॥९॥ जो परात्पर ब्रह्मा विष्णु आदिसे नित्य सेवित है उसके साथ श्रीराधा यह चतुर्थ्यन्त मन्त्र लगावै अर्थात् "ओं ह्रीं श्रीराधायै स्वाहा" ॥ १० ॥यह छःअक्षरका महामन्त्र धर्मादि अर्थका प्रकाशक है और मायाबीज होनेसे वांछावालोंको चिन्तामणि है ॥ ११ ॥ सौ करोड मुख सौ करोड जिह्वा भी इन मन्त्रका माहात्म्य नहीं कह सकती ॥ १२ ॥ प्रथम इस मंत्रको परम भक्तिसे कृष्णने ग्रहण किया गोलोकमें रासमंडलमे मूलदेवीने उपदेश दिया था॥ १३॥उनसे विष्णुने, विष्णुसे ब्रह्माने

१ बुद्धि प्राणके सयमनाधीनही योग विचार है उनके अधीन मोक्ष है इससे बुद्धि प्राणकी अधिष्ठात्री देवताओंकी उपासना करनी ॥

भक्तिपूर्वक जो गौओंकी पूजा करता है वह पृथ्वीमें पूजनीय होता है ॥ २१ ॥ एक समय वाराह कल्पमें विष्णुकी मायासे सुरभीने त्रिलोकीका क्षीर ग्रहण कर लिया तब सब देवता चिन्ता करने लगे ॥ २२ ॥ और वे सब ब्रह्मलोकमें जाकर ब्रह्माको सन्तुष्ट करने लगे तब उनकी आज्ञासे इन्द्रने सुरभीकी प्रार्थना की थी ॥ २३ ॥ इन्द्र बोले देवी महादेवी सुरभी गौओंकी बीजस्वरूपा जगदम्बाको प्रणाम है ॥ २४ ॥ राधाप्रिया पद्मांशा कृष्णप्रिया गौओंकी माताको प्रणाम है ॥ २५ ॥ कल्पवृक्षकी स्वरूपवाली सबको निरन्तर क्षीरधन और बुद्धि देनेवालीको प्रणाम है ॥ २६ ॥ शुभा, सुभद्रा, गोप्रदा, यशोदा, कीर्तिदा, धर्मदाको प्रणाम है ॥ २७ ॥ इस स्तोत्रके सुनतेही जगत्प्रसूती प्रसन्न हुई और वहीं वह सनातनी ब्रह्मलोकमें प्रगट हुई ॥ २८ ॥ इन्द्रको वांछित और दुर्लभ

एकदात्रिपुलोकेपुवाराहेविष्णुमायया ॥ क्षीरंजहारसुरभिश्चितिताश्चसुरादयः ॥ २२ ॥ तेगत्वाब्रह्मलोकेचब्रह्माणंतुष्टुवुस्तदा ॥ तदाज्ञयाचसुरभिंतुष्टावपाकशासनः ॥ २३ ॥ पुरंदरउवाच॥नमोदेव्यैमहादेव्यैसुरभ्यैचनमोनमः ॥ गवांबीजस्वरूपायैनमस्तेजगदंबिके॥२४ ॥ नमोराधाप्रियायैचपद्मांशायैनमोनमः ॥ नमःकृष्णप्रियायैचगवांमात्रेनमोनमः ॥ २५ ॥ कल्पवृक्षस्वरूपायैसर्वेषांसततंपरे ॥ क्षीरदायैधनदायैबुद्धिदायैनमोनमः ॥ २६ ॥ शुभायैचसुभद्रायैगोप्रदायैनमोनमः ॥ यशोदायैकीर्तिदायैधर्मदायैनमोनमः ॥ २७ ॥ स्तोत्रश्रवणमात्रेणतुष्टाहृष्टाजगत्प्रसूः ॥ आविर्बभूवतत्रैवब्रह्मलोकेसनातनी ॥ २८ ॥ महेंद्रायवरंदत्त्वावांछितंचापिदुर्लभम् ॥ जगामसाचगोलोकंययुर्देवादयोगृहम् ॥२९॥ बभूवविश्वंसहसादुग्धपूर्णंचनारद॥दुग्धंघृतंततोयज्ञस्ततःप्रीतिःसुरस्यच ॥३०॥ इदंस्तोत्रंमहापुण्यंभक्तियुक्तश्चयःपठेत् ॥ सगोमान्धनवांश्चैवकीर्तिमान्पुत्रवांस्तथा ॥ ३१ ॥ सस्नातःसर्वतीर्थेपुसर्वयज्ञेपुदीक्षितः ॥ इहलोकेसुखंभुक्त्वायात्यंतेकृष्णमंदिरे ॥ ३२ ॥ सुचिरंनिवसेत्तत्रकरोतिकृष्णसेवनम् ॥ नपुनर्भवनंतत्रब्रह्मपुत्रोभवेत्ततः ॥ ३३ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कन्धेएकोनपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ४९ ॥ नारदउवाच ॥ श्रुतंसर्वमुपाख्यानंप्रकृतीनांयथातथम् ॥ यच्छ्रुत्वामुच्यतेजंतुर्जन्मसंसारबंधनात् ॥ १ ॥

वर देकर वह गोलोकको और देवादि अपने लोकको गये ॥ २९ ॥ हे नारद ! तब सब विश्व दूधसे पूर्ण होगया दूधसे घी उससे यज्ञ और यज्ञसे देवताओंकी प्रीति हुई ॥ ३० ॥ इस महा पुण्यदायक स्तोत्रको जो भक्तिपूर्वक पढता है वह गोमान्, धनवान्, कीर्तिमान्, पुत्रवान् होता है ॥ ३१ ॥ मानो वह सब तीर्थोंमें नहा लिया सब यज्ञोंमें दीक्षित होगया और इस लोकमें सुख भोगकर अन्तमें कृष्णके मन्दिरमें जाता है ॥ ३२ ॥ वहां चिरकालतक निवास कर कृष्णका सेवन करता है फिर वहां न लौटकर ब्रह्मपुत्र होता है॥ ३३ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायामेकोनपंचाशत्तमोऽध्यायः॥ ४९॥ प्रकृतिका यथा योग्य सब उपाख्यान सुना जिसके सुननेसे प्राणी जन्म संसार बन्धनसे छूट जाता है ॥ १ ॥

उसको देखकर श्रीदामाने नये वर्तनमें दुहा वह क्षीर जन्म मृत्यु जराका हरनेवाला है ॥७॥उसके स्वादु दूधको स्वयं गोपीपतिने पानकिया फिर उस पात्रके टूट
नेसे वहां एक दूधका कुण्ड होगया ॥८॥ वह दीर्घ और विस्तृत सौ योजनके मध्यमें था वह क्षीरसरोवर गोलोकमें प्रसिद्ध है ॥ ९ ॥ वह गोपी और राधाकी
क्रीडाबावडी हुई और ईश्वरकी इच्छासे वह रत्नजटित होगई ॥१०॥ और वहां सहसा लक्ष कोटिकामधेनु होगई जितने वहां गोप थे उतनेही सुरभीके लोम
कूपसे ॥ ११ ॥ उनके असंख्य पुत्र हुए यह गौओंकी सृष्टि कही जिससे जगत् पूर्ण है ॥ १२॥ हे मुने ! पहले भगवानने सुरभीकी पूजा की फिर त्रिलोकीमें
इनकी पूजा होने लगी॥१३॥दिवालीसे दूसरे दिन श्रीकृष्णकी आज्ञासे गौओंकी पूजा चली है यह हमने धर्मके मुखसे सुना है ॥ १४ ॥ ध्यान स्तोत्र मूल मंत्र

दृष्ट्वासवत्सांश्रीदामानवभाण्डेदुदोहच ॥ क्षीरंसुधातिरिक्तंचजन्ममृत्युजराहरम् ॥ ७ ॥ तदुत्थंचपयःस्वादुपपौगोपीपतिःस्वयम् ॥ सरोबभू
वपयसांभाण्डविस्रंसनेनच॥ ८ ॥ दीर्घंचविस्तृतंचैवपरितःशतयोजनम् ॥ गोलोकेऽयंप्रसिद्धश्चसोऽपिक्षीरसरोवरः ॥ ९ ॥ गोपिकानांचराधा
याःक्रीडावापीबभूवसा ॥ रत्नेंद्ररचितापूर्णभूताचाऽपीश्वरेच्छया ॥ १० ॥ बभूवकामधेनूनांसहसालक्षकोटयः ॥ यावंतस्तत्रगोपाश्चसुरभ्या
लोमकूपतः ॥ ११ ॥ तासांपुत्राश्चबहवःसंबभूवुरसंख्यकाः ॥ कथिताचगवांसृष्टिस्तयाचपूरितंजगत् ॥ १२ ॥ पूजांचकारभगवान्सुरभ्या
श्चपुरामुने ॥ ततोबभूवतत्पूजात्रिपुलोकेषुदुर्लभा ॥१३॥दीपान्वितापरदिनेश्रीकृष्णस्याऽऽज्ञयाहरेः ॥ बभूवसुरभिःपूज्याधर्मवक्त्रादिदंश्रुतम्
॥ १४ ॥ ध्यानंस्तोत्रंमूलमंत्रंयद्यत्पूजाविधिक्रमम्॥ वेदोक्तंचमहाभागनिबोधकथयामिते ॥ १५ ॥ ॐसुरभ्यैनमइतिमंत्रस्तस्याःषडक्षरः ॥
सिद्धोलक्षजपेनैवभक्तानांकल्पपादपः ॥ १६ ॥ ध्यानंयजुर्वेदगीतंतस्याःपूजाचसर्वतः ॥ ऋद्धिदावृद्धिदाचैवमुक्तिदासर्वकामदा ॥ १७ ॥ ल
क्ष्मीस्वरूपांपरमांराधासहचरींपराम् ॥ गवामधिष्ठातृदेवींगवामाद्यांगवांप्रसूम् ॥ १८॥ पवित्ररूपांपूतांचभक्तानांसर्वकामदाम् ॥ ययापूतंसर्व
विश्वंतांदेवींसुरभिंभजे ॥१९॥ घटेवाधेनुशिरसिबंधस्तंभेगवामपि ॥ शालग्रामेजलाग्नौवासुरभिंपूजयेद्द्विजः ॥ २० ॥ दीपान्वितापरदिनेपू
र्वाह्णेभक्तिसंयुतः ॥ यःपूजयेच्चसुरभिंसचपूज्योभवेद्भुवि ॥ २१ ॥

जो जो पूजाविधिका क्रम है हे महाभाग।वह वेदोक्त मैं सब कहता हूं सुनो॥१५॥ ॐसुरभ्यैनमः यह षडक्षर मन्त्र है यह लाख वार जपनेसे सिद्ध होकर कामना पूर्ण
करता है॥१६॥यजुर्वेदका कहा ज्ञान और उसकी पूजा ऋद्धि और वृद्धि देनेवाली है ॥१७॥ लक्ष्मीस्वरूपा परमा राधा सहचरी परमा गौओंकी अधिष्ठात्री देवी
गौओंकी आद्या प्रसूती ॥ १८ ॥ पवित्रोंकी पवित्ररूपा परमा भक्तोंको सब कामना देनेवाली जिसने सब विश्व पवित्र किया है उस सुरभी देवीको भजन करता
हूं ॥१९॥ घटमें वा धेनुके शिरमें गौओंके बन्धन और स्तम्भमें शालिग्राम, जल तथा अग्निमें सुरभीको ब्राह्मण पूजा करै॥२०॥ दीवालीसे अगलेदिन पूर्वाह्णमें

कालतक पिताके यहां रही ॥ १४० ॥ वह अपने भाइयोंसेभी पूजित हो सर्वत्र माननीया और पूजनीया हुई, हे नारद । गोलोकसे कामधेनुने उस पूजिताके
समीप आकर ॥ ४१ ॥ क्षीरसे उसको स्नान कराकर आदरसे पूजन किया है, और बडा दुर्लभ गुप्त ज्ञान उसको कथन किया ॥ ४२ ॥ उससे और देव
तोंसे पूजित होकर वह स्वर्गलोकको गई, इन्द्रके स्तोत्र पुण्य बीजवालेसे जो मनसाको पूजन करता है, और पढता है ॥ ४३ ॥ उसे और उसके वंशवालो
को नागभय नहीं होता, जब यह स्तोत्र सिद्ध होजाय तो विषभी सुधाकी तुल्य होजाता है ॥ ४४ ॥पांच लाख जपनेसे मनुष्य यह स्तोत्र सिद्ध कर लेता है,
और वह अवश्यही सर्पोंपर सोनेवाला और सर्पोंपर चढनेवाला होसकता है ॥ १४५॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायामष्टचत्वारिंशो
भ्रातृभिःपूजिताशश्वन्मान्यावंद्याचसर्वतः॥ गोलोकात्सुरभिर्ब्रह्मन्तत्रागत्यसुपूजिताम्॥४१॥तांस्नापयित्वाक्षीरेणपूजयामाससादरम्॥ ज्ञानंच
कथयामासगोप्यंसर्वंसुदुर्लभम् ॥४२॥ तयादेवैःपूजितासास्वर्लोकंचपुनर्ययौ ॥ इंद्रस्तोत्रंपुण्यवीजंमनसांपूजयेत्पठेत् ॥४३॥ तस्यनागभयंना
स्तितस्यवंशोद्भवस्यच ॥ विषंभवेत्सुधातुल्यंसिद्धस्तोत्रोयदाभवेत् ॥ ४४ ॥ पंचलक्षजपेनैवसिद्धस्तोत्रोभवेन्नरः ॥ सर्पशायीभवेत्सोऽपिनि
श्चितंसर्पवाहनः ॥१४५॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कन्धेऽष्टचत्वारिंशोऽध्यायः ॥४८॥ नारदउवाच ॥ क्वावासासुरभिर्देवीगोलो
कादागताचया ॥ तज्जन्मचरितंब्रह्मञ्छ्रोतुमिच्छामियत्नतः ॥१॥ नारायणउवाच ॥ गवामधिष्ठातृदेवीगवामाद्यागवांप्रसूः ॥ गवांप्रधानासुर
भिर्गोलोकेसासमुद्भवा ॥ २ ॥ सर्वादिसृष्टेश्चरितंकथयामिनिशामय ॥ बभूवतेनतज्जन्मपुरावृंदावनेवने ॥ ३॥ एकदाराधिकानाथोराधयासह
कौतुकी ॥ गोपांगनापरिवृतोपुण्यंवृंदावनंययौ ॥ ४ ॥ सहसातत्ररहसिविजहारसकौतुकात् ॥ बभूवक्षीरपानेच्छातस्यस्वेच्छामयस्यच ॥५॥
ससृजेसुरभिंदेवींलीलयावामपार्श्वतः ॥ वत्सयुक्तांदुग्धवतीवत्सोनाममनोरथः ॥ ६ ॥
ऽध्यायः ॥ ४८ ॥ ॥ छ ॥ ॥ नारदजी बोले वह सुरभी देवी कौन है जो गोलोकसे आई हे ब्रह्मन् मैं उसके जन्मचारित्र सुननेकी इच्छा करता
हूं ॥ १ ॥ नारायण बोले यह गौओंकी अधिष्ठात्री देवी गौओंकी प्रसूता गौओमें प्रधान सुरभी गोलोकवासिनी गोलोकमे प्रगट हुई ॥ २ ॥ मै सर्वादि सृष्टि
का चारित्र कहता हूं सुनो जिसकारण फिर वृन्दावनमें उसका जन्म हुआ ॥ ३ ॥ एक समय कौतुकी राधिकानाथ राधाके सहित गोपांगनाओंसे युक्त पवित्र
वृन्दावनमें गये ॥ ४ ॥ और वहां कौतुकसेही एकान्तमें विहार करने लगे तब उनकी स्वेच्छासे क्षीरपानकी इच्छा हुई ॥ ५ ॥ तब उन्होंने लीला पूर्वक वाम
ओरसे सुरभी देवीकी सृष्टि की जो वत्सयुक्त दुधारी थी वत्सका नाम मनोरथ था ॥ ६ ॥

इससे मुनि तुमको त्यागनेके योग्य नहीं थे कारण कि चलते समय उन्होंने तुम्हारी याचना की थी हे साध्वी । मैंने तुम्हारी पूजा की तुम मेरी माता अदितिकी समान हो ॥ २८ ॥ तुम दयारूप होनेसे भगिनी और क्षमारूप होनेसे माता हो हे सुरेश्वरि ! तुमने मेरे प्राण पुत्रदारादि बचाये हैं॥ २९ ॥ मैं प्रीति बढानेवाली तुम्हारी पूजाको करता हूं हे जगदम्बिके । तुम नित्य और सर्वत्र पूजनीया हो ॥ १३० ॥ हे सुरेश्वरि ! तो भी तुम्हारी पूजाको बढाता हूं जो भक्तिसे तुमको आषाढकी संक्रान्तिको पूजन करेंगे ॥ ३१ ॥ वा मनसा नागपंचमी मासान्त वा दिन दिनमे पूजा करेंगे उनके पुत्र पौत्र और धनादिकी वृद्धि होगी ॥ ३२॥ वे यशस्वी कीर्त्तिमान् विद्यामान् गुणी होंगे और जो तुम्हारा पूजन न कर अज्ञानसे निन्दा करेंगे ॥ ३३ ॥ वे लक्ष्मीहीन होंगे और उनको सदा नागोंसे भय होगा

नचशक्तोमुनिस्तेनत्यक्तुंयाच्ञाकृतायतः ॥ त्वंमयापूजितासाध्वीजननीमेयथाऽदितिः ॥ २८ ॥ दयारूपाचभगिनीक्षमारूपायथाप्रसूः ॥ त्वयामेरक्षिताःप्राणाःपुत्रदाराःसुरेश्वरि ॥ २९ ॥ अहंकरोमित्वत्पूजांप्रीतिश्चवर्धतांसदा ॥ नित्यायद्यपिपूज्यात्वंसर्वत्रजगदंबिके ॥ १३० ॥ तथाऽपितवपूजांचवर्धयामिसुरेश्वरि ॥ येत्वामाषाढसंक्रांत्यांपूजयिष्यंतिभक्तितः ॥ ३१ ॥ पंचम्यांमनसाख्यायांमासान्तेवादिनेदिने ॥ पुत्रपौत्रादयस्तेषांवर्धंतेचधनानिवै ॥ ३२ ॥ यशस्विनःकीर्तिमंतोविद्यावन्तोगुणान्विताः ॥ येत्वांनपूजयिष्यंतिनिंदंत्यज्ञानतोजनाः ॥ ३३ ॥ लक्ष्मीहीनाभविष्यंतितेषांनागभयंसदा ॥ त्वंस्वयंसर्वलक्ष्मीश्चवैकुंठेकमलालया ॥३४॥ नारायणांशोभगवाञ्जरत्कारुर्मुनीश्वरः ॥ तपसातेजसात्वांचमनसाससृजेपिता ॥ ३५ ॥ अस्माकंरक्षणायैवतेनत्वंमनसाभिधा ॥ मनसादेविशक्त्यात्वंस्वात्मनासिद्धयोगिनी ॥ ३६ ॥ तेनत्वंमनसादेवीपूजितावंदिताभव ॥ येभक्त्यामनसांदेवाःपूजयंत्यनिशंभृशम् ॥३७॥ तेनत्वांमनसादेवींप्रवदंतिमनीषिणः ॥ सत्यस्वरूपादेवित्वंशश्वत्सत्यनिषेवणात् ॥ ३८ ॥ योहित्वांभावयेन्नित्यंसत्वांप्राप्नोतितत्परः ॥ इंद्रश्चमनसांस्तुत्वागृहीत्वाभगिनीवरम् ॥ ३९ ॥ प्रजगामस्वभवनंभूषयासपरिच्छदम् ॥ पुत्रेणसार्धंसादेवीचिरंतस्थौपितुर्गृहे ॥ १४० ॥

तुमही स्वयं सबकी लक्ष्मी वैकुंठमें कमलास्वरूप हो ॥ ३४ ॥ जरत्कारु मुनीश्वर नारायणके अंश हैं पिताने तुमको तेज और तपसे मनसे निर्माण किया है ॥ ॥ ३५ ॥ हमारी रक्षाको मनसे तुमको प्रगट किया है इसकारण तुम मानसी हो हे देवि ! तुम सिद्धयोगिनी मनसेही सब कुछ करनेको समर्थ हो ॥ ३६॥ उस कारणसे हे मानसी देवि । तुम पूजित और वंदित हुई हो जो कि देवता भक्तिसे मनसे तुमको पूजन करते है ॥ ३७ ॥ इसकारण विद्वान् लोग तुमको मानसी देवी कहते है हे देवि।निरन्तर सत्यसेवनसे तुम सत्यस्वरूपा हो ॥ ३८॥ जो तुम्हारी नित्य भावना करते है वह तुममे तत्पर हुए तुमको प्राप्त होंगे इसप्रकार इन्द्र मनसाकी स्तुतिकर और अपनी भगिनीसे वर ग्रहणकर ॥ ३९ ॥ भूषण और सब सामग्री ले कुटुम्बसहित अपने घर गये और वह देवी पुत्रके सहित चिर

पूजनकर पृथक् पृथक् पूजन करते हुए और उस समय इन्द्रने भी सामग्री सजाय पवित्रहो॥१३॥आदरसे मनसाको पूज उसकी स्तुतिकरी उसको प्रणाम कर षोडशो
पचारसे पूज बलि दी॥१४॥यह भेंट पूजा ब्रह्मा विष्णु शिवकी आज्ञासे सन्तुष्ट होकर दी वे मनसा देवीको पूज अपने अपने स्थानको गये॥१५॥ यह आपसे सब कहा
अब क्या सुननेकी इच्छा है नारदजी बोले महेन्द्रने मनसाको किस स्तोत्रसे प्रसन्न किया॥१६॥और तत्वसे उनके पूजाविधि क्रमको कहिये नारायण बोले स्नान
आचमन कर पवित्र वस्त्र पहर ॥१७॥ रत्नसिंहासनपर मनसा देवीको बैठाय भक्तिपूर्वक रत्नघटमें भरे स्वर्गगंगाके जलसे ॥ १८ ॥ वेदमन्त्रसे इन्द्रने मनसादेवी
को स्नान कराया और अग्निमें शुद्ध मनोहर वस्त्र पहराये ॥ १९ ॥ सर्वांगमें चन्दन लगाय भक्तिसहित पादार्घ देकर गणेश, सूर्य, अग्नि, विष्णु, शिव, शिवा

मनसांपूजयामासतुष्टावपरमादरम् ॥ नत्वाषोडशोपचारंबलिंचतत्प्रियंतदा ॥ १४ ॥ प्रददौपरितुष्टश्चब्रह्मविष्णुशिवाज्ञया ॥ संपूज्यमनसां
देवींप्रययुःस्वालयंचते ॥ १५ ॥ इत्येवंकथितंसर्वंकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ नारदउवाच ॥ केनस्तोत्रेणतुष्टावमहेंद्रोमनसांसतीम् ॥ १६ ॥
पूजाविधिक्रमंतस्याःश्रोतुमिच्छामितत्त्वतः ॥ नारायणउवाच ॥ सुस्नातःशुचिराचांतोधृत्वाधौतेचवाससी ॥ १७॥ रत्नसिंहासनेदेवींवास
यामासभक्तितः ॥ स्वर्गंगायाजलेनैवरत्नकुंभस्थितेनच ॥ १८ ॥ स्नापयामासमनसांमहेंद्रोवेदमंत्रतः ॥ वाससीवासयामासवह्निशुद्धेमनो
हरे ॥ १९ ॥ सर्वांगेचंदनंकृत्वापादार्घ्यंभक्तिसंयुतः ॥ गणेशंचदिनेशंचवह्निंविष्णुंशिवंशिवाम् ॥ १२० ॥ संपूज्याऽऽदौदेवषट्कंपूजयामा
सतांसतीम् ॥ ॐह्रींश्रींमनसादेव्यैस्वाहेत्येवंचमंत्रतः ॥ २१ ॥ दशाक्षरेणमूलेनददौसर्वंयथोचितम् ॥ दत्त्वाषोडशोपचारान्दुर्लभान्देवनाय
कः ॥ २२ ॥ पूजयामासभक्त्याचविष्णुनाप्रेरितोमुदा ॥ वाद्यंनानाप्रकारंचवादयामासतत्रवै ॥ २३ ॥ बभूवपुष्पवृष्टिश्चनभसोमनसोपरि ॥
देवप्रियाज्ञयातत्रब्रह्मविष्णुशिवाज्ञया ॥ २४॥ तुष्टावसाश्रुनेत्रश्चपुलकांकितविग्रहः ॥ पुरंदरउवाच ॥ देवित्वांस्तोतुमिच्छामिसाध्वीनांप्रवरां
वराम् ॥ २५ ॥ परात्परांचपरमांनहिस्तोतुंक्षमोऽधुना ॥ स्तोत्राणांलक्षणंवेदेस्वभावाख्यानतत्परम् ॥ २६ ॥ नक्षमःप्रकृतेवक्तुंगुणानांगण
नांतव ॥ शुद्धसत्त्वस्वरूपात्वंकोपहिंसाविवर्जिता ॥ २७ ॥

॥१२०॥ पहले इन छहों देवताओंका पूजन कर फिर उस सतीकी पूजा की 'ॐ ह्रीं श्रीं मनसादेव्यै स्वाहा' यह मन्त्र है ॥ २१ ॥ दशाक्षर मूलमन्त्रसे सब
वस्तु समर्पण की इसप्रकार इन्द्रने दुर्लभ षोडश उपचार देकर ॥ २२ ॥ विष्णुसे प्रेरित हो भक्तिपूर्वक पूजा करी, और वहां अनेक प्रकारके बाजे बजाये
॥ २३ ॥ आकाशसे मनसाके ऊपर पुष्पवृष्टि हुई देवप्रिया विप्रकी आज्ञासे तथा ब्रह्मा विष्णु शिवकी आज्ञासे ॥ २४ ॥ पुलकित हो नेत्रोंमें जल भर इन्द्र
स्तुति करने लगे, इन्द्र बोले हे साध्वियोंमें श्रेष्ठ ! मै तुम्हारी स्तुतिकी इच्छा करता हूं ॥ २५ ॥ तुम परात्पर परमात्माकी कौनस्तुति करसक्ता है, वेदमें
स्तोत्रका लक्षण और स्वभावाख्यान ॥ २६ ॥ हे प्रकृति ! तुम्हारे गुणोंकी गणना कोई नहीं कर सक्ता तुम शुद्धसत्वकी स्वरूपवाली क्रोध हिंसासे रहित हो॥२७॥

हे परंतप ! उस समय अदिति और दिति सबको आनन्द हुआ, तब वह सुपुत्रा चिरकालतक पिताके ॥९९॥ आश्रममें रही मैं उसका आख्यान कहता हूं सुनो उसी समय अभिमन्युतनय परीक्षित्को ब्राह्मणका शाप हुआ था ॥१००॥ हे नारद! दैवदोष कर्मसे ही ऐसा हुआ कि एक सप्ताहमें तक्षक तुझको काटैगा ॥१॥ यह शृंगी ऋषिने कौशिकीका जल हाथमें लेकर शाप दिया राजा यह सुनकर ऐसे स्थानमें स्थित हुए जहां स्वच्छन्द पवन भी नहीं जासकी ॥२॥ वह सात दिन देहकी रक्षामें तत्पर होकर रहा, सप्ताह बीतनेपर मार्गमें जाते तक्षकको ॥३॥ राजाके पास धनकी इच्छासे गमन करते धन्वन्तारि मिले वहां उन दोनोंका वह परस्पर प्रेमपूर्वक संवाद हुआ ॥४॥ तब तक्षकने स्वेच्छासे धन्वन्तरिको मणि दी उसे ले सन्तुष्ट मनसे गये ॥५॥ तक्षकने मंचपर स्थित राजाको डस लिया

अदितिश्चदितिश्चान्यामुदंप्रापपरंतप ॥ सासपुत्राचसुचिरंतस्थौताताल्येसदा ॥ ९९ ॥ तदीयंपुनराख्यानंवक्ष्यामितन्निशामय ॥ अथाभिमन्युतनयेब्रह्मशापःपरीक्षिते ॥ १०० ॥ बभूवसहसाब्रह्मन्दैवदोषेणकर्मणा ॥ सप्ताहेसमतीतेतुतक्षकस्त्वांचधक्ष्यति ॥ १०१ ॥ शशापशृंगीतत्रैवकौशिक्याश्चजलेनवै ॥ राजाश्रुत्वाततप्रवृत्तिनिर्वातस्थानमागतः ॥ २ ॥ तत्रतस्थौचसप्ताहंदेहरक्षणतत्परः ॥ सप्ताहेसमतीतेतुगच्छंतंतक्षकंपथि ॥ ३ ॥ धन्वंतरिर्नृपंभोक्तुंददर्शगामुकःपथि ॥ तयोर्बभूवसंवादःसुप्रीतिश्चपरस्परम् ॥ ४ ॥ धन्वंतरिर्मणिप्रापतक्षकःस्वेच्छयाददौ ॥ सययौतंगृहीत्वातुसंतुष्टोहृष्टमानसः ॥ ५ ॥ तक्षकोभक्षयामासनृपंतंमंचकेस्थितम् ॥ राजाजगामतरसादेहत्यक्त्वापरत्रच ॥ ६ ॥ संस्कारंकारयामासपितुर्वैजनमेजयः ॥ राजाचकारयज्ञंचसर्पसत्रंततोमुने॥ ७ ॥ प्राणांस्तत्याजसर्पाणांसमूहोब्रह्मतेजसा ॥ सतक्षकोवैभीतस्तुमहेन्द्रंशरणंययौ ॥ ८ ॥ सेंद्रंचतक्षकंहंतुंविप्रवर्गःसमुद्यतः ॥ अथदेवाश्चसेंद्राश्चसंजग्मुर्मनसांतिकम् ॥ ९ ॥ तांतुष्टावमहेंद्रश्चभयकातरविह्वलः ॥ ततआस्तीकआगत्ययज्ञंचमातुराज्ञया ॥ ११० ॥ महेंद्रतक्षकप्राणान्ययाचेभूमिपंपरम् ॥ ददौवरंनृपश्रेष्ठःकृपयाब्राह्मणाज्ञया ॥ ११ ॥ यज्ञंसमाप्यविप्रेभ्योदक्षिणांचददौमुदा ॥ विप्राश्चमुनयोदेवागत्वाचमनसांतिकम् ॥१२ ॥ मनसांपूजयामासुस्तुष्टुवुश्चपृथक्पृथक् ॥ शक्रःसंभृतसंभारोभक्तियुक्तःसदाशुचिः ॥ १३ ॥

राजाका तत्काल देह नष्ट होगया ॥६॥ जनमेजयने पिताके संस्कार कराये फिर जनमेजयने सर्पसत्र यज्ञ किया॥७॥ वहां ब्रह्मतेजके कारण सर्पोंके समूह नष्ट होने लगे तब तक्षक डरकर महेन्द्रकी शरण गया ॥८॥ तब ब्राह्मणोंने इन्द्रसहित तक्षकके नष्ट करनेका उद्योग किया तब देवता इन्द्रादिक मनसाके समीप गये॥९॥ वहां भयसे कातर और विह्वल हो इन्द्रने उसको सन्तुष्ट किया, तब माताकी आज्ञासे आस्तीकने यज्ञमें आकर॥१०॥ राजासे महेन्द्र और तक्षकके प्राणोंकी याचना करी तब नृपश्रेष्ठने ब्राह्मणोंकी आज्ञासे वर दिया॥११॥ और यज्ञ समाप्तकर ब्राह्मणोंको दक्षिणा दी तथा विप्रमुनि देवता मनसाके समीप गये॥१२॥ और मनसाको

वारंवार परमात्मा कृष्णके चरणकमलका स्मरणकर अपनी प्रियाको समझाय ब्राह्मण तप करने गये ॥ ८६ ॥ और मनसा शिवजीके स्थान कैलास मंदिरको गई और शोकसे व्याकुल मनसाको पार्वतीने समझाया ॥ ८७ ॥ और शिवके अतिशय ज्ञानदानके कारण शिवालयमें स्थित वह साध्वी अच्छे दिन मंगलमुहूर्तमें ॥ ८८ ॥ नारायणके अंश योगी और ज्ञानियोंके गुरु पुत्रको उत्पन्न करती हुई शिवजीके मुखसे गर्भमेंही वह ज्ञान सुनकर ॥ ८९ ॥ योगीन्द्र योगी और ज्ञानियोंका गुरु हुआ तब मंगलवाचनकर उसके जातकर्म कराये ॥ ९० ॥ शिवजीने स्वयं उस बालकके कल्याणके निमित्त वेदपाठ करवाया और मणि रत्न किरीटादि ब्राह्मणोंको दिया ॥ ९१ ॥ पार्वतीने लाख गौ और रत्न दिये शिवजीने चारों वेद और वेदांग- ॥ ९२ ॥ मृत्युंजयके सहित ज्ञानपूर्वक बालकको

स्मारंस्मारंपदांभोजंकृष्णस्यपरमात्मनः ॥ जगामतपसेविप्रःस्वकांतांसंप्रबोध्यच ॥८६॥ जगाममनसाशंभोःकैलासंमंदिरंगुरोः ॥पार्वतीबोधयामासमनसांशोककर्शिताम् ॥ ८७ ॥ शिवश्चातीवज्ञानेनशिवेनचशिवालयः ॥ सुप्रशस्तेदिनेसाध्वीसुषुवेमंगलक्षणे ॥ ८८ ॥ नारायणांशंपुत्रंतंयोगिनांज्ञानिनांगुरुम् ॥ गर्भस्थितोमहाज्ञानंश्रुत्वाशंकरवक्रतः॥८९॥ संबभूवचयोगींद्रोयोगिनांज्ञानिनांगुरुः ॥ जातकंकारयामासवाचयामासमंगलम् ॥ ९० ॥ वेदांश्चपाठयामासशिवायचशिवःशिशोः ॥ मणिरत्नकिरीटांश्चाब्रह्मणेभ्योददौशिवः ॥ ९१ ॥ पार्वतीचगवांलक्षंरत्नानिविविधानिच ॥शंभुश्चचतुरोवेदान्वेदांगानितरांस्तथा ॥ ९२ ॥ बालकंपाठयामासज्ञानंमृत्युंजयंपरम् ॥ भक्तिरस्त्यधिकाकान्तेऽभीष्टदेवेगुरौतथा ॥९ ३ ॥यस्यास्तेनचतत्पुत्रोबभूवाऽऽस्तीकएवच ॥ जगामतपसेविष्णोःपुष्करंशंकराज्ञया ॥९४ ॥ संप्राप्यचमहामंत्रंततश्चपरमात्मनः ॥दिव्यंवर्षत्रिलक्षंचतपस्तप्त्वातपोधनः ॥ ९५ ॥ आजगाममहायोगीनमस्कर्तुंशिवंप्रभुम् ॥ शंकरंचनमस्कृत्यस्थित्वातत्रैवबालकः ॥ ९६ ॥ साचाऽऽजगामनसाकश्यपस्याऽऽश्रमंपितुः ॥ तांसपुत्रांसुतांदृष्ट्वामुदंप्रापप्रजापतिः ॥ ९७ ॥ शतलक्षंचरत्नानांब्राह्मणेभ्योददौमुने ॥ ब्राह्मणान्भोजयामाससोऽसंख्यान्श्रेयसेशिशोः ॥ ९८ ॥

पढाये और देवगुरुकी अधिक भक्ति उसकी माताके थी ॥ ९३ ॥ इस कारण उसके बालकका नाम आस्तीक रक्खा तब वह शिवजीकी आज्ञासे पुष्करमें तप करनेको गया ॥ ९४ ॥ वहां परमात्माका महामन्त्र जो शिवने दिया था जपते जपते उस तपस्वीने दिव्य तीनलाख वर्षतक तप किया ॥ ९५ ॥ तब फिर वह महायोगी शिवके नमस्कार करनेको आये और शिवजीको प्रणामकर वह कुमार वहां स्थित हुए ॥ ९६ ॥ और तब मनसा अपने पुत्रसहित पिता कश्यपके आश्रममें गई, महर्षिने सुपुत्रा अपनी कन्याको देख बडा आनन्द माना ॥ ९७ ॥ उस समय उन्होने ब्राह्मणोको सौ लाख रत्न दिये और बालकके कल्याणार्थ असंख्य ब्राह्मणोंको भोजन कराया ॥ ९८ ॥

क्षमायुक्त साध्वी स्त्रियोंको सत्वगुण अधिक होनेसे क्रोध नहीं होता हे देवी ! अब मैं पुष्करमें तप करने जाता हूं तुम यथासुख गमन करो ॥ ७५ ॥ निःस्पृही पुरुषोंके मनोरथ श्रीकृष्णके चरणकमलमेंही होतेहैं जरत्कारुके वचन सुन मनसा बडी शोकित हुई ॥ ७६ ॥ आंखोंमे आंसू भर अपने प्राणवल्लभसे बोली मनसा बोली हे प्रभो ! आपकी निद्राभंग होनेसे मेरे त्यागनेमें आपका दोष नहीं है ॥ ७७ ॥ पर जहां मैं आपको स्मरण करूं वहां तुम आना बंधुका भेद महाक्लेशदायक है और इसके उपरान्त पुत्रका भेद क्लेशकर है ॥ ७८ ॥ पर स्वामीका वियोग प्राणविच्छेदसे भी दुस्तर हैं पतिव्रताओंको पति सौ पुत्रोंसे अधिक प्रिय होता है ॥ ७९ ॥ सबसे अधिक प्रिय होनेसेही स्त्री पतिको प्रिय कहती है एक पुत्रवालीका जैसे पुत्रमे वैष्णवोंका जैसे हरिमें ॥ ८० ॥ एक नेत्रवालोका

क्षमायुतानांसाध्वीनांसत्त्वात्क्रोधोनविद्यते ॥ पुष्करेतपसेयामिगच्छदेवियथासुखम् ॥ ७५ ॥ श्रीकृष्णचरणांभोजेनिःस्पृहाणांमनोरथाः ॥ जरत्कारुवचःश्रुत्वामनसाशोककातरा ॥ ७६ ॥ साश्रुनेत्राचविनयादुवाचप्राणवल्लभम् ॥ मनसोवाच ॥ दोषोनास्त्येवमेत्यक्तुंनिद्राभंगेनतेप्रभो ॥ ७७ ॥ यत्रस्मरामित्वांनित्यंतत्रमामागमिष्यसि ॥ बंधुभेदःक्लेशतमःपुत्रभेदस्ततःपरम् ॥ ७८ ॥ प्राणेशभेदःप्राणानांविच्छेदात्सर्वतःपरः ॥ पतिःपतिव्रतानांतुशतपुत्राधिकंप्रियः ॥ ७९ ॥ सर्वस्मात्तुप्रियःस्त्रीणांप्रियस्तेनोच्यतेबुधैः ॥ पुत्रेयथैकपुत्राणांवैष्णवानांयथाहरौ ॥ ८० ॥ नेत्रेयथैकनेत्राणांतृषितानांयथाजले ॥ क्षुधितानांयथाऽन्नेचकामुकानांचमैथुने ॥ ८१ ॥ यथापरस्वेचौराणांयथाजारेकुयोपिताम् ॥ विदुषांचयथाशास्त्रेवाणिज्येवणिजांयथा ॥ ८२ ॥ तथाशश्वन्मनःकान्तेसाध्वीनांयोषितांप्रभो ॥ इत्युक्त्वामनसादेवीपपातस्वामिनःपदे ॥ ८३ ॥ क्षणंचकारक्रोडेतांकृपयाचकृपानिधिः ॥ नेत्रोदकेनमनसांस्नापयामासतांमुनिः ॥ ८४ ॥ साश्रुनेत्रामुनेःक्रोडंसिषेचभेदकातरा ॥ तदाज्ञानेनतौद्वौचविशोकौसंबभूवतुः ॥ ८५ ॥

जैसे एक नेत्रमें प्यासोंका जैसे जलमें भूखोंका अन्नमें और कामियोंका मैथुनमे ॥ ८१ ॥ चोरोंका पराये धनमें कुलटाओका जारमे पण्डितोका शास्त्रमें बनियोंका व्यापारमें ॥ ८२ ॥ जैसे मन होता है इसीप्रकार साध्वी स्त्रियोंका स्वामीमे मन होता है यह कहकर मनसा देवी स्वामीके चरणोमें गिरी ॥ ८३ ॥ तब वह कृपानिधि क्षणमात्रको प्रियाको गोदमें लेते हुए और मुनिके नेत्रोंके जलसे मनसा भीजगई ॥ ८४ ॥ और वियोगके कारण नेत्रोंके जलसे स्वामीकी गोदी मनसाने भिजोदी तब दोनों ज्ञान अवलम्बन कर शोकरहित हुए ॥ ८५ ॥

यशस्वी गुणान्वित ॥ ६१ ॥ वेदवित् ज्ञानी और योगियोंमें श्रेष्ठ यह पुत्र धर्मात्मा विष्णुभक्त कुलका उद्धार करैगा ॥६२॥ ऐसे पुत्रके जन्ममात्रसे प्रसन्न हो पितर नृत्य करते है पतिव्रता सुशीला स्वामीसे प्रिय बोलनेवाली ॥६३॥ धर्मिष्ठा पुत्रकी माता कुलकी स्त्री कुलपालिका है जो बन्धु हरिकी भक्ति देनेवालाही बंधु है, केवल अभीष्ट सुखप्रद बन्धु नहीं होता॥६४॥हरिमार्गको दिखानेवाला बंधुही पिता है वही माता यथार्थमें गर्भधारिणी है जो गर्भका रहना छुडा दे ॥६५॥यमका भय छुडानेवाली दयाही भगिनी है विष्णुका मंत्र और भक्तिका देनेवाला गुरु होता है ॥ ६६ ॥ ज्ञानदाता गुरु वही है जिस ज्ञानमें कृष्णकी भावना होती है ब्रह्मासे स्तंबपर्यन्त जिससे चराचर विश्व होता है ॥६७॥आविर्भाव और तिरोभाव जो है उसके जाननेसे अधिक और क्या ज्ञान हो हरिका

वरोवेदविदांचैवज्ञानिनांयोगिनांतथा ॥ सचपुत्रोविष्णुभक्तोधार्मिकःकुलमुद्धरेत् ॥ ६२ ॥ नृत्यंतिपितरःसर्वेजन्ममात्रेणवैमुदा ॥ पतिव्रतासुशीलायासाप्रियप्रियवादिनी ॥ ६३ ॥ धर्मिष्ठापुत्रमाताचकुलस्त्रीकुलपालिका ॥ हरिभक्तिप्रदोबंधुर्नचाभीष्टसुखप्रदः ॥ ६४ ॥ योबंधुश्चेत्सचपिताहरिवर्त्मप्रदर्शकः ॥ सागर्भधारिणीयाचगर्भावासविमोचनी ॥६५॥ दयारूपाचभगिनीयमभीतिविमोचनी ॥ विष्णुमंत्रप्रदाताचसगुरुर्विष्णुभक्तिदः॥६६॥गुरुश्चज्ञानदोयोहियज्ज्ञानंकृष्णभावनम् ॥ आब्रह्मस्तंबपर्यंतंयतोविश्वंचराचरम्॥६७॥आविर्भूतंतिरोभूतंकिंवाज्ञानंतदन्यतः ॥ वेदजंयज्ञजंयद्यत्तत्सारंहरिसेवनम् ॥ ६८ ॥ तत्त्वानांसारभूतंचहरेरन्यद्विडंबनम् ॥ दत्तंज्ञानंमयातुभ्यंसस्वामीज्ञानदोहियः ॥ ६९ ॥ ज्ञानात्प्रमुच्यतेबन्धात्सरिपुर्योहिबंधदः ॥ विष्णुभक्तियुतंज्ञानंनोददातिहियोगुरुः ॥ ७० ॥ सरिपुःशिष्यघातीचयतोबंधान्नमोचयेत् ॥ जननीगर्भजक्लेशाद्यमयातनयातथा ॥ ७१॥ नमोचयेद्यःसकथंगुरुस्तातोहिबांधवः ॥ परमानंदरूपंचकृष्णमार्गमनश्वरम् ॥ ७२ ॥ नदर्शयेद्यःसततंकीदृशोबांधवोनृणाम् ॥ भजसाध्विपरंब्रह्माच्युतंकृष्णंचनिर्गुणम् ॥ ७३ ॥ निर्मूलंचभवेत्पुंसांकर्मवैतस्यसेवया ॥ मयाच्छलेनत्वंत्यक्ताक्षमस्वैतन्ममप्रिये ॥ ७४ ॥

सेवनही वेदका और यज्ञका सार है॥६८॥ यही तत्वोंका सारभूत है हरिसे अन्य वस्तु विडम्बना मात्र है मैंने तुझको ज्ञान दिया है ज्ञानदाता ही यथार्थ स्वामी है ॥ ६९ ॥ ज्ञानसे ही बन्धसे छूटता है जो बन्धनमे डालै वह शत्रु है जो गुरु विष्णुभक्तियुक्त ज्ञानको नहीं देता ॥ ७० ॥ वह शत्रु शिष्यघाती है कारण कि वह बंधनसे मुक्त नहीं करता जननीके गर्भस्थितिके क्लेश और यमयातनासे ॥ ७१ ॥ जो मुक्त नहीं करता वह कैसा गुरु पिता वा बंधु है परमानन्दरूप अविनाशी कृष्णका मार्ग है ॥७२॥ जो उसको निरन्तर नहीं दिखाता वह कैसा बंधु है हे साध्वि!अच्युत निर्गुण परब्रह्मका भजन करो ॥७३॥ इनकीहीसेवामें पुरुष कर्मबन्धनसे छूटता है मैने इसी निमित्तसे तुमको त्यागा है सो क्षमा करना"विवाहके समय प्रतिज्ञा की थी यदि यह मेरी आज्ञा न पालन करेगी तो त्याग दूंगा"॥७४॥

होनेसे तेजसे अधिक प्रवज्वलित होता है ॥ ४८ ॥ सनातन ब्रह्मज्योति कृष्णकी नित्य भावना करै सूर्यके वचन सुन ब्राह्मण जरत्कारु सन्तुष्ट हुए ॥ ४९ ॥
और ब्राह्मणका आशीर्वाद ले सूर्य अपने स्थानको गये और ब्राह्मणने अपनी प्रतिज्ञा पालनके निमित्त मनसाको त्यागदिया ॥ ५० ॥ उसको शोकसे
रोती देख वह भी दुःखी हुए उस समय मनसाने अपने गुरु शंकर इष्टदेव विधाता हरिका स्मरण किया ॥ ५१ ॥ तथा इस विपत्तिमे जन्मदाता कश्य
पका स्मरण किया तव उस स्थानमे गोपीश्वर, भगवान् शंभु ॥ ५२ ॥ ब्रह्मा और कश्यप मनसाके विचार करतेही आगये जव ब्राह्मणने निर्गुण
प्रकृतिसे परे अपने इष्टदेवको देखा ॥ ५३ ॥ तव परम भक्तिसे स्तुतिकर वारंवार प्रणाम करने लगे तथा शिव ब्रह्मा और कश्यपको प्रणाम किया ॥५४॥

सूर्योजगामस्वस्थानंगृहीत्वाब्राह्मणाशिषम् ॥
श्रीकृष्णंभावयेन्नित्यंब्रह्मज्योतिःसनातनम् ॥ सूर्यस्यवचनंश्रुत्वाद्विजस्तुष्टोबभूवह ॥ ४९ ॥ सूर्योजगामस्वस्थानंगृहीत्वाब्राह्मणाशिषम् ॥ ... कश्यपंजन्म
तत्याजमनसांविप्रःप्रतिज्ञापालनायच॥५०॥रुदतींशोकसंयुक्तांहृदयेनविदूयता ॥ सासस्मारगुरुंशंभुमिष्टदेवंविधिंहरिम् ॥५१॥कश्यपंजन्म
दातारंविपत्तौभयकर्शिता ॥ तत्राऽऽजगामगोपीशोभगवाञ्छंभुरेवच ॥५२॥ विधिश्चकश्यपश्चैवमनसापरिचिंतितः ॥दृष्ट्वाविप्रोऽभीष्टदेवंनि
र्गुणंप्रकृतेःपरम् ॥ ५३ ॥ तुष्टावपरयाभक्त्याप्रणनाममुहुर्मुहुः ॥ नमश्चकारशंभुंचब्रह्माणंकश्यपंतथा ॥५४॥ कथमागमनंदेवाइतिप्रश्नंचकार
सः ॥ ब्रह्मातद्वचनंश्रुत्वासहसासमयोचितम् ॥ ५५ ॥ प्रत्युवाचनमस्कृत्यहृषीकेशपदांबुजम् ॥ यदित्यक्ताधर्मपत्नीधर्मिष्ठामनसासती
॥ ५६ ॥ कुरुष्वाऽस्यांसुतोत्पत्तिंस्वधर्मपालनायवै ॥ जायायांचसुतोत्पत्तिंकृत्वापश्चात्त्यजेन्मुने ॥ ५७ ॥ अकृत्वातुसुतोत्पत्तिंविरागीय
स्त्यजेत्प्रियाम् ॥ स्रवतेतस्यपुण्यंचचालन्यांचयथाजलम् ॥ ५८ ॥ ब्रह्मणोवचनंश्रुत्वाजरत्कारुर्मुनीश्वरः ॥ चकारनाभिसंस्पर्शंयोगेनमंत्र
पूर्वकम् ॥ ५९ ॥ मनसायामुनिश्रेष्ठमुनिश्रेष्ठउवाचताम् ॥ जरत्कारुरुवाच ॥ गर्भेणानेनमनसेतवपुत्रोभविष्यति ॥ ६० ॥ जितेंद्रियाणांप्र
प्रवरोधार्मिकोब्राह्मणाग्रणीः ॥ तेजस्वीचतपस्वीचयशस्वीचगुणान्वितः ॥ ६१ ॥

हे देवताओ ! तुम कैसे आये यह प्रश्न भी किया ब्रह्माजी उनके यह वचन सुनकर सहसा समयानुसार ॥ ५५ ॥ हृषीकेशके चरणकमलको प्रणाम
कर वोले यदि तुमने अपनी धर्मपत्नी सती मनसाको त्यागन किया है तो ॥ ५६ ॥ अपने धर्म पालन करनेके निमित्त इसको एक पुत्र दीजिये हे
मुने ! जायामे पुत्रोत्पत्ति करके पश्चात् त्याग दो ॥ ५७ ॥ जो विरागी विना पुत्रोत्पत्ति किये अपनी प्रियाको त्यागता है उसका पुण्य चलनीके जलकी
समान निर्गत होजाता है ॥ ५८ ॥ जरत्कारु मुनीश्वर इसप्रकार ब्रह्माजीका वचन सुन योगसे मन्त्र पूर्वक उसकी नाभिस्पर्श करते हुए ॥ ५९ ॥ मनसे
यह करके मुनिश्रेष्ठने मनसासे कहा जरत्कारु वोले हे मनसे ! इस गर्भसे तुम्हारे पुत्र होगा ॥६०॥ जितन्द्रियोंमें प्रवर धर्मात्मा ब्राह्मणोंमे अग्रणीहोगा तेजस्वी

सहित वैकुण्ठमे प्राप्त होती है और ब्रह्मपदको प्राप्त होती है जो स्वामकी अप्रिय कहती और उनको अप्रिय वचन बोलती है॥ ३७॥ वह असत्कुलकी उत्पन्न हुई जाननी उसका फल सुनो वह चन्द्र सूर्यकी स्थितिपर्यन्त कुंभीपाकमे पडती है ॥ ३८॥ फिर पतिपुत्रसे वर्जित चांडाली होती है यह कहते कहते मुनिश्रेष्ठके होठ फडक उठे ॥ ३९ ॥ तब वह साध्वी भयसे कम्पितहो मुनिश्रेष्ठसे बोली साध्वीने कहा स्वामिन् ! संध्याविधिके लोप होनेके भयसे ही आपको जगाया था ॥ ४० ॥ हे महाभाग ! मुझ दुष्टाको क्षमा करो शृंगार आहार निद्राको जो भंग करता है ॥ ४१ ॥ वह चन्द्र सूर्यकी स्थितिपर्यन्त कालसूत्र नरकमें पडता है मनसा देवी यह कहकर स्वामीके चरण कमलमे ॥ ४२ ॥ भयभीत हो गिरपडी और वारंवार रुदन करने लगी तब क्रोधकर मुनि सूर्यको शाप

असत्कुलेप्रसूताहितत्फलंश्रूयतांसति॥कुम्भीपाकंव्रजेत्साचयावच्चंद्रदिवाकरौ॥ ३८ ॥ ततोभवतिचांडालीपतिपुत्रविवर्जिता ॥इत्युक्त्वाचमुनिश्रेष्ठोबभूवस्फुरिताधरः ॥ ३९ ॥चकंपेतेनसासाध्वीभयेनोवाचतंपतिम् ॥ साध्व्युवाच ॥ संध्यालोपभयेनैवनिद्राभंगःकृतस्तव ॥ ४० ॥ कुरुशांतिंमहाभागदुष्टायाममसुव्रत ॥ शृंगाराहारनिद्राणांयश्चभंगंकरोतिवै ॥४१ ॥ सव्रजेत्कालसूत्रंवैयावच्चंद्रदिवाकरौ ॥ इत्युक्त्वामनसादेवीस्वामिनश्चरणांबुजे ॥४२॥ पपातभक्त्याभीताचरुरोदचपुनःपुनः ॥ कुपितंचमुनिंदृष्ट्वाश्रीसूर्यंशप्तुमुद्यतम् ॥४३॥ तत्राऽऽजगामभगवान्संध्ययासहनारद ॥तत्राऽगत्यमुनिंसम्यगुवाचभास्करःस्वयम् ॥४४॥विनयेनचभीतश्चतयासहयथोचितम् ॥ भास्करउवाच॥सूर्यास्तसमयंदृष्ट्वासाध्वीधर्मभयेनच॥४५॥बोधयामासत्वांविप्रशरणंत्वामहंगतः॥क्षमस्वभगवन्ब्रह्मन्मांशप्तुंनोचितंमुने॥४६॥ ब्राह्मणानांचहृदयंनवनीतसमंसदा॥तेषांक्षणार्धंक्रोधश्चयतोभस्मभवेज्जगत्॥४७॥पुनःस्रष्टुंद्विजःशक्तोनतेजस्वीद्विजात्परः॥ब्राह्मणोब्रह्मणोवंशःप्रज्वलन्ब्रह्मतेजसा ॥४८॥

देनेको उद्यत हुए ॥४३॥ उस स्थानमें भगवान् संध्याके सहित आये हे नारद । उस समय मुनिसे स्वयं भास्कर कहने लगे ॥ ४४ ॥ और विनय तथा भीतिसे यथोचित वचन कहने लगे भास्कर बोले सूर्यास्तका समय देखकर इस साध्वीने धर्मके भयसे ॥४५॥ हे विप्र । इसकारण तुमको जगाया अब मैं तुम्हारी शरण हुआ हूं हे ब्रह्मन् ! मुझे क्षमा कीजिये मुझे शाप मत दीजिये ॥ ४६ ॥ ब्राह्मणोंका हृदय मक्खनकी समान कोमल होता है इनका क्रोध क्षणार्ध होता है नहीं तो जगत् भस्म होजाय ॥ ४७ ॥ और फिरभी जगत्के निर्माण करनेमें समर्थ होसक्ते हैं ब्राह्मणोंसे अधिक कोई तेजस्वी नहीं है ब्राह्मण ब्रह्माके वंशमें

ष्योंने पूजन किया ॥२३॥ इसप्रकार वह सुव्रता त्रिलोकीमें पूजित हुई कश्यपजीने प्रथम उसको जरत्कारु मुनीन्द्रको दियाथा ॥ २४ ॥ मुनिश्रेष्ठकी इच्छा न थी परन्तु ब्रह्माकी आज्ञासे उसको ग्रहण किया वह महायोगी उससे विवाह कर तपसे थकित हो ॥ २५ ॥ पुष्कर क्षेत्रवटके मूलमे देवीकी जंघापरशिरधर कर सोगये अर्थात् निद्रेश ईश्वरको स्मरण कर सोये ॥ २६ ॥ जब संध्यासमय सूर्य अस्त होनेलगे तब पतिव्रता मनसाने विचार किया ॥ २७ ॥ अर्थात् संध्याके धर्म लोपभयसे विचारने लगी ब्राह्मण नित्यकी पश्चिम संध्या न करके ॥ २८ ॥ ब्रह्म हत्यादि पापको प्राप्त होते हैं सो मेरे पतिको यह प्रायश्चित्त लगेगा जो पूर्व और पश्चिमकी संध्या नहीं करता ॥ २९ ॥ वह सर्वत्र नित्य अशुचि होता है उसे ब्रह्महत्यादि पाप लगते है यह वेदोक्त वार्ता विचारकर सुन्दरीने अपने पतिको जगाया ॥

बभूवपूजितासाचत्रिषुलोकेपुसुव्रता ॥ जरत्कारुमुनींद्रायकश्यपस्तांददौपुरा ॥ २४ ॥ अयाचितोमुनिश्रेष्ठोजग्राहब्राह्मणाज्ञया ॥ कृत्वोद्वाहंमहायोगीविश्रांतस्तपसाचिरम् ॥ २५ ॥ सुष्वापदेव्याजघनेवटमूलेचपुष्करे ॥ निद्रांजगामसमुनिःस्मृत्वानिद्रेशमीश्वरम् ॥ २६ ॥ जगामास्तंदिनकरःसायंकालउपस्थिते ॥ संचिंत्यमनसासाध्वीमनसासापतिव्रता ॥ २७ ॥ धर्मलोपभयेनैवचकारालोचनंसती ॥ अकृत्वापश्चिमांसंध्यांनित्यांचैवद्विजन्मनाम् ॥ २८ ॥ब्रह्महत्यादिकंपापंलभिष्यतिपतिर्मम ॥ नोपतिष्ठतियःपूर्वांनोपास्तेयस्तुपश्चिमाम् ॥ २९॥ ससर्वत्राऽशुचिर्नित्यंब्रह्महत्यादिकंलभेत् ॥ वेदोक्तमितिसंचिंत्यबोधयामाससुंदरी ॥ ३० ॥ सचबुद्धोमुनिश्रेष्ठस्तांचुकोपभृशंमुने ॥ मुनिरुवाच ॥ कथंमेसुखिनःसाध्विनिद्राभंगःकृतस्त्वया ॥ ३१ ॥ व्यर्थंव्रतादिकंतस्यायाभर्तुश्चाऽपकारिणी ॥ तपश्चाऽनशनंचैवव्रतंदानादिकंचयत् ॥ ३२ ॥ भर्तुरप्रियकारिण्याःसर्वंभवतिनिष्फलम् ॥ ययाप्रियःपूजितश्चश्रीकृष्णःपूजितस्तया ॥ ३३ ॥ पतिव्रताव्रतार्थंचपतिरूपोहरिःस्वयम् ॥ सर्वदानंसर्वयज्ञःसर्वतीर्थनिषेवणम् ॥ ॥ ३४ ॥ सर्वंव्रतंतपःसर्वमुपवासादिकंचयत् ॥ सर्वधर्मश्चसत्यंचसर्वदेवप्रपूजनम् ॥ ३५ ॥ तत्सर्वंस्वामिसेवायाःकलांनार्हतिषोडशीम् ॥ पुण्येचभारतेवर्षेपतिसेवांकरोतिया ॥ ३६ ॥ वैकुंठेस्वामिनासार्धंसायातिब्रह्मणःपदम्॥विप्रियंकुरुतेभर्तुर्विप्रियंवदतिप्रियम् ॥ ३७ ॥

॥ ३० ॥ हे मुने ! वह मुनि जागतेही उसपर बडे कुपित हुए मुनि बोले हे साध्वी ! तुमने सुखपूर्वक सोते मेरी निद्राभंग क्यों की ॥ ३१ ॥ जो स्वामीका अपकार करती है उसके व्रतादि सब व्यर्थ होजाते हैं तप अनशन व्रत दान जो कुछभी है॥ ३२॥ स्वामीकी अप्रिय करनेवालीका सब वृथा होजाता है जिसने स्वामीका पूजन किया उसने श्रीकृष्णका पूजन किया ॥ ३३॥ पतिव्रताके व्रतके निमित्त पतिही स्वयं नारायण है सब दान सब यज्ञ सब तीर्थोंका सेवन ॥ ३४॥ सब व्रत तप सब उपवासादि सब सत्य धर्म और सब देवपूजन ॥ ३५ ॥ यह सब स्वामिसेवाकी सोलहवीं कलाभी नहीं हैं जो पवित्र भारतवर्षमें पतिकी सेवा करतीहै॥ ३६ ॥ वह स्वामीके

यह पूजाविधान कहा अब आख्यान सुनो हे महाभाग ! वह धर्मके मुखसे निर्गत हुआ कहता हूं ॥ १० ॥ पहले मनुष्य नागोंसे बहुत व्याकुल हुए थे तब सब कश्यपकी शरणमें गये थे॥ ११ ॥ तब ब्रह्माके सहित कश्यपने मंत्रोंको निर्माण किया वे वेदके बीजानुसार ब्रह्माके उपदेशसे विषहर मन्त्र बने ॥ १२ ॥ और सब मन्त्रोंकी अधिष्ठात्री देवीको मनसे सृजन किया वह तप और मनसे प्रगट होनेके कारण मनसा नामवाली हुई ॥ १३ ॥ वह कुमारी शंकरके स्थानको गई और कैलासमें जाय भक्तिसे पूजन कर शंकरको संतुष्ट किया॥ १४ ॥ उस कन्याने शिवजीको दिव्य सहस्र वर्षतक सेवन किया तब आशुतोष शिवजी उसपर प्रसन्न हुए ॥ १५ ॥ उसको महाज्ञान देकर सामवेद पढाया और आठ अक्षरका कल्पतरु नामक कृष्ण मन्त्र उसको दिया॥ १६ ॥ लक्ष्मी माया कामबीज चतुर्थीविभक्तियुक्त कृष्णका मंत्र दिया

पूजाविधानंकथितंतदाख्यानंनिशामय ॥ कथयामिमहाभागयच्छुतंधर्मवक्त्रतः ॥ १० ॥ पुरानागभयाक्रांताबभूवुर्मानवाभुवि ॥ गतास्तेशरणंसर्वेकश्यपंमुनिपुंगवम् ॥ ११ ॥ मंत्रांश्चससृजेभीतःकश्यपोब्रह्मणान्वितः ॥ वेदबीजानुसारेणचोपदेशेनब्रह्मणः ॥ १२ ॥ मंत्राधिष्ठातृदेवींतांमनसाससृजेतथा ॥ तपसामनसातेनबभूवमनसाचसा ॥ १३ ॥ कुमारीसाचसंभूताजगामशंकरालयम् ॥ भक्त्यासंपूज्यकैलासेतुष्टावचंद्रशेखरम् ॥ १४ ॥ दिव्यवर्षसहस्रंतंसिषेवेचमुनेःसुता ॥ आशुतोषोमहेशश्चतांचतुष्टोबभूवह ॥ १५ ॥ महाज्ञानंददौतस्यैपाठयामाससामच ॥ कृष्णमंत्रंकल्पतरुंददावष्टाक्षरंमुने ॥ १६ ॥ लक्ष्मीमायाकामबीजंङेंतंकृष्णपदंततः ॥ त्रैलोक्यमंगलंनामकवचंपूजनक्रमम् ॥ १७ ॥ पुरश्चर्याक्रमंचाऽपिवेदोक्तंसर्वसंमतम् ॥ प्राप्यमृत्युंजयान्मंत्रंसासतीचमुनेःसुता ॥ १८ ॥ जगामतपसेसाध्वीपुष्करंशंकराज्ञया ॥ त्रियुगंचतपस्तप्त्वाकृष्णस्यपरमात्मनः ॥ १९ ॥ सिद्धाबभूवसादेवीददर्शपुरतःप्रभुम् ॥ दृष्ट्वाकृशांगींबालांचकृपयाचकृपानिधिः ॥ २० ॥ पूजांचकारयामासचकारचस्वयंहरिः ॥ वरंचप्रददौतस्यैपूजितात्वंभवेभव ॥ २१ ॥ वरंदत्त्वाचकल्याण्यैततश्चांतर्दधेहरिः ॥ प्रथमेपूजितासाचकृष्णेनपरमात्मना ॥ २२ ॥ द्वितीयेशंकरेणैवकश्यपेनसुरेणच ॥ मुनिनामनुनाचैवनागेनमानवादिभिः ॥ २३ ॥

और त्रैलोक्यमंगलनामक कवच और पूजन क्रम बताया॥ १७ ॥ और वेदोक्तसर्वसम्मत पुरश्चरण कहा इस प्रकार वह मुनिसुता सती शिवजीसे मन्त्रोंको प्राप्त होकर ॥ १८ ॥ शंकरकी आज्ञासे वह साध्वी पुष्करमे तप करनेको चलीगई वहां परमात्मा कृष्णका तीनयुग पर्यन्त आराधन करके ॥ १९ ॥ सिद्ध हुई और कृष्णका दर्शन पाया उस कृशांगी बालाको देखकर कृपापूर्वक कृपानिधिने ॥ २० ॥ उसकी पूजा स्वयं की और दूसरोंसे कराई और उसको वर दिया कि तुम संसारमें पूजित होगी॥ २१ ॥ इसप्रकार उस कल्याणीको वर दे भगवान् अन्तर्द्धान हुए प्रथम परमात्मा कृष्णने उसका पूजन किया॥ २२ ॥ फिर शंकर कश्यप मुनि मनु नाग मनु

स्तोत्रसिद्धि होजाती है ॥ ५६ ॥ जिसको स्तोत्रसिद्धि होजाय वह विषभी खा सक्ता है और भय नहीं होता और नागोंके भूषणकरके वह नागवाहन हो सक्ता है ॥ ५७ ॥ वह पुरुष नागोंके आसन नागोंके शय्यापर स्थित होनेवाला महासिद्ध होता है अन्तमें विष्णुके साथ निरन्तर क्रीडा करता है ॥ ५८ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४७ ॥ श्रीनारायण बोले हे नारदजी ! अब मुझसे पूजाका विधान सुनो और ध्यान विधानभी सामवेदोक्त कहता हूं ॥ १ ॥ श्वेतचंपककी समान वर्ण रत्नोंके भूषणोंसे भूषित वह्निशुद्धांशुकाधाना, नागोंका यज्ञोपवीत पहरे ॥ २ ॥ महाज्ञानयुता बडे बडे ज्ञानियोंमें भी बडी सिद्धाधिष्ठातृदेवी सिद्धा सिद्धि देनेवालीका भजन करता हूं ॥ ३ ॥ इसप्रकार देवीको ध्यानकर मूलमन्त्रसे पूजा करै नवेद्य

स्तोत्रसिद्धिर्भवेद्यस्यसविषंभोक्तुमीश्वरः ॥ नागैश्चभूषणंकृत्वासभवेन्नागवाहनः ॥ ५७ ॥ नागासनोनागतल्पोमहासिद्धोभवेन्नरः ॥ अंतेच विष्णुनासार्धंक्रीडत्येवदिवानिशम् ॥ ५८ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेनारदनारायणसंवादेसप्तचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४७ ॥
श्रीनारायणउवाच ॥ मत्तःपूजाविधानंचश्रूयतांमुनिपुंगव ॥ ध्यानंचसामवेदोक्तंप्रोक्तंदेवीविधानकम् ॥ १ ॥ श्वेतचंपकवर्णाभांरत्नभूषणभूषिताम्॥वह्निशुद्धांशुकाधानांनागयज्ञोपवीतिनीम् ॥२॥महाज्ञानयुतांतांचप्रवरज्ञानिनांवराम् ॥ सिद्धाधिष्ठातृदेवींचसिद्धांसिद्धिप्रदांभजे ॥३॥ इतिध्यात्वाचतांदेवींमूलेनैवप्रपूजयेत् ॥ नैवेद्यैर्विविधैर्धूपैःपुष्पगंधानुलेपनैः ॥ ४ ॥ मूलमंत्रैश्चवेदोक्तैर्भक्तानांवांछितप्रदः ॥ मुनेकल्पतरुर्नाम सुसिद्धोद्वादशाक्षरः ॥ ५ ॥ ॐह्रींश्रींक्लींऐंमनसादेव्यैस्वाहेतिकीर्तितः ॥ पंचलक्षजपेनैवमंत्रसिद्धिर्भवेन्नृणाम् ॥६ ॥ मंत्रसिद्धिर्भवेद्यस्यससिद्धोजगतीतले ॥ सुधासमंविषंतस्यधन्वंतरिसमोभवेत् ॥ ७ ॥ ब्रह्मन्स्नात्वातुसंक्रांत्यांगूढशालासुयत्नतः ॥ आवाह्यदेवीमीशानांपूजयेद्योऽतिभक्तितः॥८॥पंचम्यांमनसांध्यायन्देव्यैदद्याच्चयोबलिम् ॥ धनवान्पुत्रवांश्चैवकीर्तिमान्सभवेद्ध्रुवम् ॥ ९ ॥

धूप पुष्प गन्धानुलेपन ॥ ४ ॥ और वेदोक्त मूलमन्त्र पढनेसे वह भक्तोंको मनवांछित फलको देनेवाली है हे मुने ! इस मंत्रको कल्पतरु कहते है यह बारह अक्षरका है ॥ ५ ॥ "ओंह्रींश्रींक्लीं ऐं मनसादेव्यै स्वाहा" यह मन्त्र है इसके पांच लाख जपसे सिद्धि होती है ॥ ६ ॥ जिसको इस मन्त्रकी सिद्धि हो वही भूमिमें सिद्ध है उसको विषभी अमृतकी समान होता है वह धन्वन्तरिकी समान होता है ॥ ७ ॥ हे नारद ! स्नानकर एकान्त शालामें बैठ ईशानीदेवीको आवाहन कर यत्नसे पूजन करै ॥ ८ ॥ जो पंचमीको मनसे ध्यान कर देवीको बलि देता है वह अवश्य धन पुत्र और कीर्त्तिमान् होता है ॥ ९ ॥

जगद्गौरी नामोसे उनसे पूजित हो विख्यात हुई और शिवकी शिष्या होनेसे यह शैवी कहाती हैं ॥ ४५ ॥ और अत्यन्त विष्णुभक्त होनेसे यह वैष्णवी कहाती है जनमेजयके यज्ञमें इसीने नागोके प्राणोंकी रक्षाकी थी ॥ ४६ ॥ इसीसे यह नागेश्वरी और नागभगिनी कहकर विख्यात है यह विषहरण करनेमें स्वतन्त्र होनेसे विषहरी कहाती है ॥ ४७ ॥ शिवजीसे सिद्धयोग प्राप्त होनेसे यह सिद्धयोगिनी है यह महाज्ञान योगदायक मृतसंजीविनी परा विद्या है ॥४८ ॥ मनीषी इसीकारण इसको महाज्ञानवती कहते हैं यह तपस्विनी आस्तीक मुनिश्रेष्ठकी माता है ॥ ४९ ॥ आस्तीककी माता होकरही जगत्में प्रतिष्ठित है और महात्मा

जगद्गौरीतिविख्यातातेनसापूजितासती ॥ शिवशिष्याचसादेवीतेनशैवीप्रकीर्तिता ॥ ४५ ॥ विष्णुभक्ताऽतीवशश्वद्वैष्णवीतेनकीर्तिता ॥ नागानांप्राणरक्षित्रीयज्ञेपारिक्षितस्यच ॥ ४६ ॥ नागेश्वरीतिविख्यातासानागभगिनीतिच ॥ विषंसंहर्तुमीशायातेनविषहरीस्मृता ॥ ४७ ॥ सिद्धयोगंहरात्प्रापतेनसासिद्धयोगिनी ॥ महाज्ञानंचयोगंचमृतसंजीवनींपराम् ॥ ४८ ॥ महाज्ञानयुतांतांचप्रवदंतिमनीषिणः ॥ आस्तीकस्यमुनीद्रस्यमातासापितपस्विनी ॥ ४९ ॥ आस्तीकमाताविज्ञाताजगत्यांसुप्रतिष्ठिता ॥ प्रियामुनेर्जरत्कारोमुनींद्रस्यमहात्मनः ॥ ५० ॥ योगिनोविश्वपूज्यस्यजरत्कारुप्रियाततः ॥ जरत्कारूर्जगद्गौरीमनसासिद्धयोगिनी ॥ ५१ ॥ वैष्णवीनागभगिनीशैवीनागेश्वरीतथा ॥ जरत्कारुप्रियास्तीकमाताविषहरेतिच ॥ ५२ ॥ महाज्ञानयुताचैवसादेवीविश्वपूजिता ॥ द्वादशैतानिनामानिपूजाकालेतुयःपठेत् ॥ ५३ ॥ तस्यनागभयंनास्तितस्यवंशोद्भवस्यच ॥ नागभीतेचशयनेनागग्रस्तेचमंदिरे ॥ ५४ ॥ नागशोभेमहादुर्गेनागवेष्टितविग्रहे ॥ इदंस्तोत्रंपठित्वातुमुच्यतेनाऽत्रसंशयः॥५५॥नित्यंपठेद्यस्तंदृष्ट्वानागवर्गःपलायते॥दशलक्षजपेनैवस्तोत्रसिद्धिर्भवेन्नृणाम् ॥ ५६ ॥

जरत्कारु मुनीन्द्रकी प्रिया है ॥ ५० ॥ इसीसे विश्वपूज्य योगी जरत्कारुकी प्रिया कहाती है जरत्कारु जगद्गौरी मनसा सिद्धयोगिनी ॥ ५१ ॥ वैष्णवी नागभगिनी शैवी नागेश्वरी जरत्कारुप्रिया आस्तीकमाता विषहरा ॥ ५२ ॥ महाज्ञानयुता देवी विश्वपूजिता यह बारह नाम जो पूजाके समय पढते हैं ॥ ५३ ॥ उनको तथा उनके वंशवालोंको सर्पोंका भय नहीं होता नागभयमें, शयनमें नागग्रस्त मन्दिरमें कहीं भय नहीं होता ॥ ५४ ॥ नागशोभे महादुर्गे नागवेष्टित विग्रहवाली ऐसा यह स्तोत्र पढकर सर्पभयसे छूट जाता है ॥ ५५ ॥ जो इस स्तोत्रको पढता है उसे देखकर सर्पसमूह भाग जाते हैं दशलाख जपनेसे मनुष्योंको

शिवजी इस स्वोत्रसे मंगलचण्डिकाकी स्तुति करके और प्रतिमंगलवारमें पूजा देकर गये ॥ ३२ ॥ प्रथम सर्वमंगलाका शंकरने पूजन किया दूसरीवार मंगल
ग्रहने इसका पूजन किया ॥ ३३ ॥ तीसरीवार राजा मंगलने पूजन किया चौथीवार मंगलवारको सुन्दरियोंने पूजा की ॥ ३४ ॥ पांचवींवार मंगलाकांक्षी
मनुष्योंने पूजा की फिर सब संसार और विश्वेशने पूजाकी ॥ ३५ ॥ फिर यह परमेश्वरी सर्वत्र पूजित हुई हे मुने ! देवता मुनि मानव मनु इन्होंने पूजन किया॥
॥ ३६ ॥ जो कोई सावधान होकर इस देवीके मंगलस्तोत्रको सुनते है उनको मंगलही होता है अमंगल नहीं होता पुत्र पौत्रयुक्त मंगल दिन दिन बढता है ॥ ३७॥
नारायण बोले हे नारद ! यथाशास्त्र दोनों देवियोंका उपाख्यान कहा अब धर्मके मुखसे सुना मनसाका आख्यान सुनो ॥ ३८ ॥ यह भगवती कश्यपकी

स्तोत्रेणानेननशंभुश्चस्तुत्वामंगलचंडिकाम् ॥ प्रतिमंगलवारेचपूजांदत्त्वागतःशिवः ॥ ३२ ॥ प्रथमेपूजितादेवीशिवेनसर्वमंगला ॥ द्वितीयेपू
जितासाचमंगलेनग्रहेणच ॥ ३३ ॥ तृतीयेपूजिताभद्रामंगलेननृपेणच ॥ चतुर्थेमंगलेवारेसुंदरीभिःप्रपूजिता ॥ ३४ ॥ पंचमेमंगलाकांक्षिन
रैर्मंगलचंडिका ॥ पूजिताप्रतिविश्वेषुविश्वेशपूजितासदा ॥ ३५ ॥ ततःसर्वत्रसंपूज्याबभूवपरमेश्वरी ॥ देवैश्चमुनिभिश्चैवमानवैर्मनुभिर्मुने ॥
॥ ३६ ॥ देव्याश्चमंगलस्तोत्रंयःशृणोतिसमाहितः ॥ तन्मंगलंभवेत्तस्यनभवेत्तदमंगलम् ॥ वर्धतेपुत्रपौत्रैश्चमंगलंचदिनेदिने ॥ ३७ ॥ ना
रायणउवाच ॥ उक्तंद्वयोरुपाख्यानंब्रह्मपुत्रयथागमम् ॥ श्रूयतांमनसाख्यानंयच्छ्रुतंधर्ममक्त्रतः ॥ ३८ ॥ साचकन्याभगवतीकश्यपस्यचमा
नसी ॥ तेनैवमनसादेवीमनसायाचदीव्यति ॥ ३९ ॥ मनसाध्यायतेयाचपरमात्मानमीश्वरम् ॥ तेनसामनसादेवीतेनयोगेनदीव्यति ॥
॥ ४० ॥ आत्मारामाचसादेवीवैष्णवीसिद्धयोगिनी ॥ त्रियुगंचतपस्तप्त्वाकृष्णस्यपरमात्मनः ॥ ४१ ॥ जरत्कारुशरीरंचदृष्ट्वायत्क्षीणमी
श्वरः ॥ गोपीपतिर्नामचक्रेजरत्कारुरितिप्रभुः ॥ ४२ ॥ वांछितंचददौतस्यैकृपयाचकृपानिधिः ॥ पूजांचकारयामासचकारचस्वयंप्रभुः ॥
॥ ४३ ॥ स्वर्गेचनागलोकेचपृथिव्यांब्रह्मलोकतः ॥ भृशंजगत्सुगौरीसासुंदरीचमनोहरा ॥ ४४ ॥

मानसी कन्या है यह मनसे क्रीडा करनेकेही कारण मनसा देवी विख्यात है ॥ ३९ ॥ जो मनसा परमात्मा ईश्वरका ध्यान करती है वह मनसादेवी इसी कारण
उस योगसे क्रीडा करती है॥ ४० ॥ यह देवी आत्मारामा वैष्णवी सिद्धयोगिनी है इसने तीन युगपर्यन्त परमात्मा कृष्णका तप किया ॥ ४१ ॥ पुराने वस्त्रकी समान इसका
शरीर क्षीण देखकर वा जरत्कारु मुनिकी समान क्षीण शरीर देखकर श्रीकृष्णने इसका जरत्कारु नाम रक्खा ॥ ४२ ॥ और कृपानिधिने इसको मनवांछित वर
देकर स्वयं इनकी पूजा की और कराई थी ॥ ४३ ॥ स्वर्ग नागलोक पृथ्वी और ब्रह्मलोकतक पूजा हुई तथा गौरी सुन्दरी मनोहरा ॥ ४४ ॥

फट् स्वाहा" ॥ २० ॥ यह इक्कीस अक्षरका ओंकाररहित मन्त्र है यह पूज्य कल्पतरु और भक्तोंको सब कामना देनेवाला है ॥ २१ ॥ दशलाख जपनेसे इस मन्त्रकी सिद्धि अवश्य होती है हे ब्रह्मन् ! वेदोक्त सर्वसम्मत भगवतीका ध्यान सुनो॥ २२॥ वह सोलहवर्षकी अवस्थावाली निरन्तर स्थिर यौवनवाली बिम्बोष्ठी सुदती निरन्तर शुद्ध शरतपमकी समान मुखवाली॥ २३॥ श्वेतचम्पकके वर्णकी समान नीलकमलवत् नेत्र जगद्धात्री और सबको सब संपत्तियोकी देनेवाली॥ २४॥ इस घोर संसारसागरमें ज्योतिरूपका सदा भजन करता हूं हे मुने ! देवीका यह ध्यान है अब स्तुति सुनो ॥ २५ ॥ महादेवजी बोले हे जगन्माता ! चण्डिके !

हूंहूंफट्स्वाहाप्येकविंशाक्षरोमनुः ॥ पूज्यःकल्पतरुश्चैवभक्तानांसर्वकामदः ॥ २१ ॥ दशलक्षजपेनैवमंत्रसिद्धिर्भवेद्ध्रुवम् ॥ ध्यानंचश्रूयतांब्रह्मन्वेदोक्तंसर्वसंमतम् ॥ २२ ॥ देवीषोडशवर्षीयांशश्वत्सुस्थिरयौवनाम् ॥ बिंबोष्ठींसुदतींशुद्धांशरत्पद्मनिभाननाम् ॥ २३ ॥ श्वेतचंपकवर्णाभांसुनीलोत्पललोचनाम् ॥ जगद्धात्रीचदात्रीचसर्वेभ्यःसर्वसंपदाम् ॥ २४ ॥ संसारसागरेघोरेज्योतीरूपांसदाभजे ॥ देव्याश्चध्यानमित्येवंस्तवनंश्रूयतांमुने ॥ २५ ॥ महादेवउवाच ॥ रक्षरक्षजगन्मातर्देविमंगलचंडिके ॥ हारिकेविपदांराशेर्हर्षमंगलकारिके ॥ २६ ॥ हर्षमंगलदक्षेचहर्षमंगलदायिके ॥ शुभमंगलदक्षेचशुभमंगलचंडिके ॥ २७ ॥ मंगलेमंगलार्हेचसर्वमंगलमंगले ॥ सतांमंगलदेदेविसर्वेषांमंगलालये॥ २८ ॥ पूज्येमंगलवारेचमंगलाभीष्टदेवते ॥ पूज्येमंगलभूपस्यमनुवंशस्यसंततम् ॥ २९ ॥ मंगलाधिष्ठातृदेविमंगलानांचमंगले ॥ संसारमंगलाधारेमोक्षमंगलदायिनि ॥ ३० ॥ सारेचमंगलाधारेपारेचसर्वकर्मणाम् ॥ प्रतिमंगलवारेचपूज्येमंगसुखप्रदे ॥ ३१ ॥

हमारी रक्षा करो विपत्तिसमूहकी हरनेवाली और हर्ष मंगलकी करनेवाली हो ॥ २६ ॥ हर्ष मंगलदक्ष और हर्ष मंगलकी देनेवाली शुभ मंगलमे दक्ष शुभमंगल चण्डिके॥ २७॥ मंगला मंगलके योग्य सब मंगलकी करनेवाली हे देवी! सत्पुरुषोंको मंगल देनेवाली सबके मंगलका स्थान॥ २८॥ मंगलवारमें पूज्य मंगलकी अभीष्ट देवता तथा मनु वंशमें हुए मंगल राजासे निरन्तर पूजित ॥ २९ ॥ हे देवी ! तुम मंगलकी अधिष्ठात्री देवी मंगलोंकी भी मंगलस्वरूपा इस मंगलाधार संसारमें मोक्षमंगल देनेवाली तुम हो ॥ ३० ॥ मंगलाधारकी सार सब कर्मोंकी पारगामिनी प्रतिमंगलवारमें पूज्य सर्व उत्सव और सुखकी देनेवाली हो ॥ ३१ ॥

प्रथम इस परात्पराका शंकरने पूजन किया था जब घोर त्रिपुर वधको विष्णुने प्रेरणाकी थी॥७॥हे नारद!जब दैत्यने क्रोधकर आकाशसे विमान पातितकिया था तब दुर्गतसंकटमे ब्रह्माके उपदेशसे ॥८॥ब्रह्मा विष्णुके उपदेशसे शकंरने दुर्गाभगवतीको सन्तुष्ट किया था वह रूपभेदसे मंगलचण्डी कहाती है॥९॥ शिवजीसे यह कहा था कि हे प्रभो! अब भय नहीं है विष्णु भगवान् वृषरूपसे तुम्हारे वाहन होंगे॥१०॥औरनिःसन्देह मै युद्धशक्तिस्वरूपा हूंगी हे शंकर ! मेरे और विष्णुके सहायक होनेसे॥११॥देवताओके पदघातक शत्रुको तुम भलीभांति जय करसकोगे यह कह भगवती अन्तर्द्धान होकर शंभुकी शक्ति हुई ॥१२॥ और विष्णुके दिये शस्त्रसे शिवजीने उस दैत्यको मारा हे मुनीन्द्र ! उस दैत्यके पतित होनेमे सम्पूर्ण देवता महर्षि॥१३॥भक्तिसे नम्रकन्धर हो शंकरकी स्तुति करने लगे और

प्रथमेपूजितासाचशंकरेणपरात्परा ॥ त्रिपुरस्यवधेघोरेविष्णुनाप्रेरितेनच ॥ ७ ॥ ब्रह्मन्ब्रह्मोपदेशेनदुर्गतेनचसंकटे ॥ आकाशात्पतितेयाने दैत्येनपातितेरुषा ॥ ८ ॥ ब्रह्मविष्णूपदिष्टश्चदुर्गांतुष्टावशंकरः ॥ साचमंगलचंडीयाबभूवरूपभेदतः ॥९॥ उवाचपुरतःशंभोर्भयंनास्तीतितेप्र भो ॥ भगवान्वृषरूपश्चसर्वेशस्तेभविष्यति ॥ १० ॥ युद्धशक्तिस्वरूपाऽहंभविष्यामिनसंशयः ॥ मायात्मनाचहरिणासहायेनवृषध्वज ॥ ११ ॥ जहिदैत्यंस्वशत्रुंचसुराणांपदघातकम् ॥ इत्युक्त्वांतर्हितादेवीशंभोःशक्तिर्बभूवसा ॥ १२ ॥ विणुदत्तेनशस्त्रेणजघानतमुमापतिः ॥ मुनींद्रपतितेदैत्येसर्वेदेवामहर्षयः ॥ १३ ॥ तुष्टुवुःशंकरंदेवंभक्तिनम्रात्मकंधराः ॥ सद्यःशिरसिशंभोश्चपुष्पवृष्टिर्बभूवह ॥ १४ ॥ ब्रह्माविष्णुश्चसंतुष्टोददौतस्मैशुभाशिषम् ॥ ब्रह्मविष्णूपदिष्टश्चसुस्नातःशंकरस्तथा ॥ १५ ॥ पूजयामासतांभक्त्यादेवीमंगलचंडिकाम् ॥ पाद्यार्घ्याचमनीयैश्चवस्त्रैश्वविविधैरपि ॥ १६ ॥ पुष्पचंदननैवेद्यैर्भक्त्यानानाविधैर्मुने ॥ छागैर्मेषैश्चमहिषैर्गवयैःपक्षिभिस्तथा ॥ १७ ॥ वस्त्रालंकारमाल्यैश्चपायसैःपिष्टकैरपि ॥ मधुभिश्चसुधाभिश्चफलैर्नानाविधैरपि ॥ १८ ॥ संगीतैर्नर्तकैर्वाद्यैरुत्सवैर्नामकीर्तनैः ॥ ध्यात्वामाध्यंदिनोक्तेनध्यानेनभक्तिपूर्वकम् ॥ १९ ॥ ददौद्रव्याणिमूलेनमंत्रेणैवचनारद ॥ ॐह्रींश्रींक्लींसर्वपूज्येदेविमंगलचंडिके ॥ २० ॥

उसी समय शिवजीपर पुष्पवृष्टि हुई॥१४॥ब्रह्मा विष्णुने प्रसन्न हो उनको श्रेष्ठ आशीर्वाद दिये और इन दोनोंकी आज्ञासे शिवजी स्नानकर॥१५॥ भक्तिसे मंगलचंडिका देवीकी पूजा करते हुए पाद्य अर्घ्य आचमन दूसरे अनेक प्रकारके वस्त्र॥१६॥हे मुने ! पुष्प चन्दन नैवेद्य और अनेक प्रकार छाग, मेष, महिष,गवय, विविध पक्षी ॥१७॥ वस्त्र अलंकार, माला, पायस,पिष्ट पदार्थ, मधु, सुधा अनेक प्रकारके फल ॥१८॥ संगीत, नृत्य,वाद्य, उत्सव, नामकीर्तनद्वारा माध्यन्दिनके अनुसार ध्यान करके भक्तिपूर्वक ॥ १९ ॥ हे नारद! मूलमन्त्रसे देवीकी प्रीतिके निमित्त यह सब दिये "ओं ह्रीं श्रीं क्लीं सर्वपूज्ये देवि मंगलचंडिके हूं हूं

हे सुपूजिते । भूमि प्रजा और विद्या दो कल्याण जयदायक षष्ठी देवीको प्रणाम है ॥ ६७ ॥ इससे देवीकी स्तुतिकर प्रियव्रतने पुत्र पायाथा हे राजेन्द्र । षष्ठी देवीके प्रसादसे यशस्वी पुत्र मिला था ॥ ६८ ॥ जो यह षष्ठीका स्तोत्र एक वर्षतक सुनता है वह अपुत्र चिरजीवी पुत्रको प्राप्त होता है ॥ ६९ ॥ और जो एक वर्ष भक्तिसे इसको पूजनकर सुनता है वह सब पापसे रहित होता है और महावंध्या भी प्रसूता होती है ॥ ७० ॥ वीर, गुणी, विद्वान् यशस्वी, चिरायुष पुत्रको देवीके प्रसादसे प्राप्त होता है ॥ ७१ ॥ जो स्त्री काकवंध्या और मृतवत्सा होती है वह एक वर्ष इस स्तोत्रको सुनकर षष्ठी देवीके प्रसादसे पुत्र पावैगी ॥ ७२ ॥ बालकके रोगी होनेमे जो पिता माता इसको सुने तौ षष्ठी देवीके प्रसादसे एक महीनेमें बालक रोगसे मुक्त होजाता है ॥ ७३ ॥ इति श्रीदेवी

देहिभूमिप्रजांदेहिविद्यांदेहिसुपूजिते॥कल्याणंचजयंदेहिषष्ठीदेव्यैनमोनमः ॥ ६७ ॥ इतिदेवींचसंस्तूयलेभेपुत्रंप्रियव्रतः ॥यशस्विनंचराजेंद्रः षष्ठीदेव्याःप्रसादतः ॥ ६८ ॥ षष्ठीस्तोत्रमिदंब्रह्मन्यःशृणोतितुवत्सरम् ॥ अपुत्रोलभतेपुत्रंवरंसुचिरजीविनम्॥ ६९ ॥ वर्षमेकंचयोभक्त्या संपूज्येदंशृणोतिच ॥ सर्वपापाद्विनिर्मुक्तोमहावन्ध्याप्रसूयते ॥ ७० ॥ वीरंपुत्रंचगुणिनंविद्यावंतंयशस्विनम् ॥ सुचिरायुष्यवंतंचसूतेदेवीप्रसादतः ॥ ७१ ॥ काकवंध्याचयानारीमृतवत्साचयाभवेत् ॥ वर्षंश्रुत्वालभेत्पुत्रंषष्ठीदेवीप्रसादतः ॥७२॥ रोगयुक्तेचबालेचपितामाताशृणोति चेत् ॥ मासेनमुच्यतेबालःषष्ठीदेवीप्रसादतः ॥ ७३ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेम०नवमस्कंधेनारदनारायणसंवादेषष्ठ्युपाख्यानेषट्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४६ ॥ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ कथितंषष्ठ्युपाख्यानंब्रह्मपुत्रयथागमम् ॥ देवीमंगलचंडीचतदाख्यानंनिशामय ॥ १ ॥ तस्याःपूजादिकंसर्वंधर्मवक्त्रेणयच्छ्रुतम् ॥ श्रुतिसंमतमेवेष्टंसर्वेषांविदुषामपि ॥ २ ॥ दक्षायावर्ततेचंडीकल्याणेषुचमंगला ॥ मंगलेषुचयादक्षा साचमंगलचंडिका ॥ ३ ॥ पूज्यायावर्ततेचंडीमंगलोऽपिमहीसुतः ॥ मंगलाभीष्टदेवीयासावामंगलचंडिका ॥ ४ ॥ मंगलोमनुवंश्यश्चसप्तद्वीपधरापतिः ॥ तस्यपूज्याऽभीष्टदेवीतेनमंगलचंडिका॥५॥मूर्तिभेदेनसादुर्गामूलप्रकृतिरीश्वरी ॥कृपारूपाऽतिप्रत्यक्षायोषितामिष्टदेवता॥ ६ ॥

भागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां षट्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४६ ॥ श्रीनारायण बोले हे नारद ! यथाशास्त्र षष्ठीका उपाख्यान कहा अब मंगलचंडी देवीका उपाख्यान सुनो ॥ १ ॥ उसकी सब पूजादि जो धर्मके मुखसे सुनी है जो श्रुति और सब विद्वानोंको इष्ट है ॥ २ ॥ जो कल्याणकर्मोंमें प्रतापवती है वह दक्षाचण्डी है और जो मंगल कार्योंमें दक्ष है वह मंगलाचण्डी है ॥ ३ ॥ अथवा भूमि पुत्र मंगलकी अभीष्टदात्री जो चण्डी है वह मंगलचंडिका है॥४॥ मंगल एक मनुवंशमें सप्त द्वीपका अधिपति हुआ है उसकी पूज्या और अभीष्टदानसे भी यह मंगलचंडिका कहाती है ॥ ५ ॥ मूर्त्तिभेदसेही वह दुर्गा मूलप्रकृति अधीश्वरी है प्रत्यक्षरूपसे स्त्रियोंको अभीष्टदात्री है ॥ ६ ॥

विविध नैवेद्य और फल निवेदन करै 'ॐह्रीं षष्ठीदेव्यै स्वाहा' यह मन्त्र विधिपूर्वक जपै॥५४॥इस अष्टाक्षर महामन्त्रको यथाशक्ति जपै फिर स्तुतिकर भक्तिसे प्रणाम करै ॥५५॥ सामवेदोक्त स्तोत्र वर और पुत्रफलका देनेवाला है इस अष्टाक्षर महामन्त्रको जो एकलाखबार जपै ॥५६॥उसको अवश्य सुपुत्रकी प्राप्ति होती है यह ब्रह्माजीने कहा है हे मुनिश्रेष्ठ । सब कामनादायक सुन्दर स्तोत्र सुनो ॥५७॥ हे नारद । यह सबको वांछादायक स्तोत्र वेदोंमें गूढ रूपसे स्थित है प्रियव्रत बोले देवी महादेवी सिद्धि शांतिके निमित्त नमस्कार है ॥ ५८ ॥ शुभा देवसेना षष्ठी देवीको नमस्कार वरदा पुत्रदा धनदाके निमित्त प्रणाम है ॥ ५९ ॥ सुखदा, मोक्षदा, षष्ठी देवीको नमस्कार सृष्टि षष्ठांशरूपा सिद्धाको प्रणाम है॥६०॥माया सिद्धयोगिनी षष्ठी देवी सारा शारदा परा देवीको प्रणाम

नैवेद्यैर्विविधैश्चापिफलेनशोभनेनच ॥ ॐह्रींषष्ठीदेव्यैस्वाहेतिविधिपूर्वकम् ॥ ५४ ॥ अष्टाक्षरंमहामंत्रंयथाशक्तिजपेन्नरः ॥ ततःस्तुत्वाचप्रणमेद्भक्तियुक्तःसमाहितः ॥ ५५ ॥ स्तोत्रंचसामवेदोक्तंवरंपुत्रफलप्रदम् ॥ अष्टाक्षरंमहामंत्रंलक्षधायोजपेत्ततः ॥ ५६ ॥ सुपुत्रंसलभेन्नूनमित्याहकमलोद्भवः ॥ स्तोत्रंशृणुमुनिश्रेष्ठसर्वकामशुभावहम् ॥ ५७ ॥ वांछाप्रदंचसर्वेषांगूढंवेदेषुनारद ॥ नमोदेव्यैमहादेव्यैसिद्ध्यैशांत्यैनमोनमः ॥ ५८ ॥ शुभायैदेवसेनायैषष्ठ्यैदेव्यैनमोनमः॥ वरदायैपुत्रदायैधनदायैनमोनमः ॥ ५९ ॥ सुखदायैमोक्षदायैषष्ठ्यैदेव्यैनमोनमः ॥ सृष्ट्यैषष्ठांशरूपायैसिद्धायैचनमोनमः ॥ ६० ॥ मायायैसिद्धयोगिन्यैषष्ठीदेव्यैनमोनमः ॥ सारायैशारदायैचपरादेव्यैनमोनमः ॥ ६१ ॥ बालाधिष्ठातृदेव्यैचषष्ठीदेव्यैनमोनमः ॥ कल्याणदायैकल्याण्यैफलदायैचकर्मणाम् ॥ ६२ ॥ प्रत्यक्षायैस्वभक्तानांषष्ठ्यैदेव्यैनमोनमः ॥ पूज्यायैस्कंदकांतायैसर्वेषांसर्वकर्मसु ॥ ६३ ॥ देवरक्षणकारिण्यैषष्ठीदेव्यैनमोनमः ॥ शुद्धसत्त्वस्वरूपायैवंदितायैनृणांसदा ॥ ६४ ॥ हिंसाक्रोधवर्जितायैषष्ठीदेव्यैनमोनमः ॥ धनंदेहिप्रियांदेहिपुत्रंदेहिसुरेश्वरि ॥ ६५ ॥ मानंदेहिजयंदेहिद्विषोजहिमहेश्वरि ॥ धर्मंदेहियशोदेहिषष्ठीदेव्यैनमोनमः ॥ ६६ ॥

है ॥ ६१ ॥ बालकोंकी अधिष्ठात्री देवी षष्ठी देवीको प्रणाम है कल्याणदा कल्याणी कर्मोंका फल देनेवाली ॥ ६२ ॥ अपने भक्तोंके निमित्त प्रत्यक्ष होनेवाली षष्ठी देवीको प्रणाम है सब कर्मोंमें पूजनीया स्कन्दकांता ॥ ६३ ॥ देवरक्षणकारिणी षष्ठी देवीको प्रमाण है शुद्धसत्वस्वरूपा वंदित ॥ ६४ ॥ हिंसा क्रोध रहित षष्ठी देवीको प्रणाम है हे सुरेश्वरी । धन, प्रिया और पुत्र दीजिये ॥ ६५ ॥ हे महेश्वरी।मान और जय दो शत्रुओंको नष्टकरो धर्म और यश दो षष्ठी देवीको प्रणाम है॥ ६६ ॥

धनी गुणी शुद्ध विद्वानोंका प्रिय योगी ज्ञानी और तपस्वियोंका सिद्धरूप ॥ ४० ॥ लोकमें यशस्वी सब सम्पत्तियोंका देनेवाला होगा यह कहकर देवीने वह बालक राजाको दिया ॥ ४१ ॥ राजाने पूजा स्वीकार की और देवी उसको सुन्दर वर देकर स्वर्गको गई ॥ ४२ ॥ राजा मन्त्रियोंसहित प्रसन्न हो अपने घर आये और आकर पुत्र पानेका वृत्तान्त कहा ॥ ४३ ॥ स्त्रियें यह वर सुनकर बहुत प्रसन्न हुईं और पुत्रके निमित्त सर्वत्र मंगल कराया ॥ ४४ ॥ देवीको पूजनकर ब्राह्मणोंको धन दिया और राजाने प्रतिमहीने शुक्लापष्ठीमें महोत्सव ॥ ४५ ॥ षष्ठी देवीका कराया और सूतिकास्थानमें बालकोंके निमित्त छठीका उत्सव करवाया ॥ ४६ ॥ छठे अथवा इक्कीसवें दिन उसकी पूजा कराई बालकोंके शुभकार्य अथवा अन्नप्राशनदिनमें ॥ ४७ ॥ राजाने सर्वत्र पूजा कराई

धनिनंगुणिनंशुद्धंविदुषांप्रियमेवच ॥ योगिनांज्ञानिनांचैवसिद्धिरूपंतपस्विनाम् ॥ ४० ॥ यशस्विनंचलोकेषुदातारंसर्वसंपदाम् ॥ इत्येवमुक्त्वासादेवीतस्मैतद्बालकंददौ ॥४१॥ राजाचकारस्वीकारंपूजार्थंचप्रियव्रतः॥ जगामदेवीस्वर्गंचदत्त्वातस्मैशुभंवरम्॥४२॥ आजगामसहामात्यःस्वगृहंहृष्टमानसः ॥ आगत्यकथयामासवृत्तांतंपुत्रहेतुकम् ॥ ४३॥ श्रुत्वाबभूवुःसंतुष्टावरानार्यश्चनारद ॥ मंगलंकारयामाससर्वत्रपुत्रहेतुकम्॥४४॥ देवीचपूजयामासब्राह्मणेभ्योधनंददौ ॥राजाचप्रतिमासेषुशुक्लपष्ठ्यांमहोत्सवम्॥४५॥षष्ठ्यादेव्याश्चयत्नेनकारयामाससर्वतः ॥ बालानांसूतिकागारेषष्ठाहेयत्नपूर्वकम् ॥ ४६ ॥ तत्पूजांकारयामासचैकविंशतिवासरे ॥ बालानांशुभकार्येचशुभान्नप्राशनेतथा ॥ ४७ ॥ सर्वत्रवर्धयामासस्वयमेवचकारह ॥ ध्यानंपूजाविधानंचस्तोत्रंमत्तोनिशामय ॥४८॥ यच्छ्रुतंधर्मवक्त्रेणकौथुमोक्तंचसुव्रत ॥ शालग्रामेघटेवाऽथवटमूलेऽथवामुने ॥ ४९ ॥ भित्त्यांपुत्तलिकांकृत्वापूजयेद्वाविचक्षणः ॥ षष्ठांशांप्रकृतेःशुद्धांप्रतिष्ठाप्यचसुप्रभाम् ॥५०॥ सुपुत्रदांचशुभदांदयारूपांजगत्प्रसूम्॥ श्वेतचंपकवर्णाभांरत्नभूषणभूषिताम् ॥५१॥ पवित्ररूपांपरमांदेवसेनांपरांभजे॥इतिध्यात्वास्वशिरसिपुष्पंदत्त्वाविचक्षणः ॥ ५२ ॥ पुनर्ध्यात्वाचमूलेनपूजयेत्सुव्रतांसतीम् ॥ पाद्यार्घ्याचमनीयैश्चगंधपुष्पप्रदीपकैः ॥ ५३ ॥

और आपभी की उनकी ध्यान पूजाविधान और स्तोत्र मुझसे सुनो ॥ ४८ ॥ हे सुव्रत जो धर्मके मुखसे सुनकर कौथुमने कहा है शालिग्राम, घट, अथवा वटमूलमें ॥ ४९ ॥ वा भित्तिमें मूर्ति खैंचकर चतुर पुरुष पूजन करै इस शुद्ध प्रकृतिके छठे अंशकी पूजा करके जो सुप्रभा ॥ ५० ॥ सुपुत्रदा शुभदा दयारूपा जगतकी प्रसूति श्वेतचम्पकके वर्णवाली रत्नोंके भूषणोंसे भूषित है ॥ ५१ ॥ उस पवित्ररूपा परमा देवसेनाका मैं भजन करताहूं इसप्रकार चतुर पुरुष ध्यानकर अपने शिरपर फूल रख कर ॥ ५२ ॥ फिर ध्यानकर मूलमन्त्रसे सुव्रता सतीका पूजन करै पाद्य, अर्घ्य, आचमन, गन्ध, पुष्प, दीप ॥ ५३ ॥

सुख, दुःख, भय, शोक,हर्ष, मंगल
मैं अपुत्रको पुत्र और प्रियाकी इच्छावालोको प्रिया देती हूं दरिद्रोंको धन और कर्मियोंको कर्म देती हूं ॥ २७ ॥ सुख, दुःख, भय, शोक,हर्ष, मंगल
संपत्ति, विपत्ति सब कर्मसे होती हैं ॥ २८ ॥ कर्मसे बहुत पुत्र कर्मसेही वंशहीन कर्मसेही मृत पुत्र और कर्मसेही चिरजीवी पुत्र होता है ॥ २९ ॥ कर्म
सेही गुणवान्, अंगहीन बहुत भार्यावाला तथा भार्याहीन होता है ॥ ३० ॥ कर्मसेही रूपवान् धर्मी रोगी व्याधित और अरोगी होता है ॥ ३१ ॥ हे
राजन् ! इसकारण सब शास्त्र वेदमे कर्मविशेष सुना गया है हे मुने । ऐसा कह वह देवी बालकको गृहणकर ॥ ३२ ॥ महाज्ञानसे अपनी लीलासेही उसको
जिवाती हुई जब राजाने कंचन वर्ण उस बालकको हँसता देखा ॥ ३३ ॥ तब राजासे देवसेना पूछकर उस बालकको लेकर आकाशमे जानेकी इच्छा करने

सुखंदुःखंभयंशोकोहर्षोमंगलमेवच ॥ संपत्तिश्च
अपुत्रायपुत्रदाऽहंप्रियादात्रीप्रियायच ॥ धनदाऽहंदरिद्रेभ्यःकर्मिभ्यश्चस्वकर्मदा ॥ २७ ॥ सुखंदुःखंभयंशोकोहर्षोमंगलमेवच ॥ संपत्तिश्च
विपत्तिश्चसर्वभवतिकर्मणा ॥ २८ ॥ कर्मणाबहुपुत्रश्चवंशहीनःस्वकर्मणा ॥ कर्मणामृतपुत्रश्चकर्मणाचिरजीवनः ॥ २९ ॥ कर्मणागुणवां
श्चैवकर्मणाचांगहीनकः॥कर्मणाबहुभार्यश्चभार्याहीनश्चकर्मणा ॥ ३० ॥ कर्मणारूपवान्धर्मीरोगीशश्वत्स्वकर्मणा ॥ कर्मणाचभवेद्व्याधिःकर्म
णाऽऽरोग्यमेवच ॥ ३१ ॥ तस्मात्कर्मपरंराजन्सर्वेभ्यश्चश्रुतौश्रुतम् ॥ इत्येवमुक्त्वासादेवीगृहीत्वाबालकंमुने ॥ ३२ ॥ महाज्ञानेनसादेवी
जीवयामासलीलया ॥ राजाददर्शतंबालंसस्मितंकनकप्रभम् ॥ ३३ ॥ देवसेनाचपश्यंतंनृपमापृच्छ्यसातदा ॥ गृहीत्वाबालकंदेवीगगनं
गंतुमुद्यता ॥ ३४ ॥ पुनस्तुष्टावतांराजाशुष्ककंठोष्ठतालुकः ॥ नृपस्तोत्रेणसादेवीपरितुष्टाबभूवह ॥ ३५ ॥ उवाचतंनृपंब्रह्मन्वेदोक्तंकर्मनि
र्मितम् ॥ देव्युवाच ॥ त्रिषुलोकेषुत्वंराजास्वायंभुवमनोःसुतः ॥ ३६ ॥ ममपूजांचसर्वत्रकारयित्वास्वयंकुरु ॥ तदादास्यामिपुत्रंतेकुलपद्मं
मनोहरम् ॥ ३७ ॥ सुव्रतंनामविख्यातंगुणवंतंसुपंडितम् ॥ जातिस्मरंचयोगींद्रंनारायणकलात्मकम् ॥ ३८ ॥ शतक्रतुकरंश्रेष्ठंक्षत्रियाणांचवं
दितम् ॥ मत्तमातंगलक्षाणांधृतवंतंबलंशुभम् ॥ ३९ ॥

॥ और वेदोक्त कर्मको
लगी ॥ ३४ ॥ तब फिर राजा शुष्क कंठ ओष्ठ तालुसे उसकी प्रार्थना करने लगे तब वह देवी राजाके स्तोत्रसे संतुष्ट हुई ॥ ३५ ॥ और वेदोक्त कर्मको
राजासे कहने लगी देवी बोली तुम स्वायंभुव मनुके पुत्र त्रिलोकीके राजा हो ॥ ३६ ॥ तुम सर्वत्र हमारी पूजा कराओ तब मैं तुमको कुलवर्द्धक मनोहर पुत्र
दूंगी ॥ ३७ ॥ जो सुव्रत नामसे विख्यात गुणवान् पंडित जातिस्मरणवाला योगीन्द्र नारायणकी कलाही होगा ॥ ३८ ॥ सौ यज्ञका करनेवाला श्रेष्ठ क्षत्रि
योंसे नमस्कृत लक्ष मत्तमातंगके बलसे सम्पन्न ॥ ३९ ॥

अपने अधिकारसे च्युत होनेसे देवता भी सब रोने लगे ॥ २२ ॥ उन्होंने विपद्ग्रस्त भयाकुल देवताओंको देखा, जो रत्नभूषण शून्य वाहनादिसे वर्जितथे ॥२३॥ शोभासे शून्य लक्ष्मीसे हत, प्रभारहित भयभीत हुए देवताओंको कातर देखकर भयमोचन भगवान कहने लगे॥२४॥श्रीभगवान् बोले हे ब्रह्मन् ! हे देवताओ ! मत डरो मेरे होते तुमको भय नहीं है मैं परम ऐश्वर्य वढानेवाली अचललक्ष्मीको दूंगा॥२५॥ परन्तु इस समय समयोचित मेरे वचनको सुनो जो हित सत्य सारभूत और पारिणाममे सुख करनेवाले हैं ॥ २६ ॥ असंख्य विश्वमें स्थित प्राणी मेरे अधीन हैं परन्तु यथा तथा मै भक्तोंके विषयमें पराधीन हूं ॥ २७ ॥ मेरे भक्त निरकुंश हैं वह जिस जिसपर रुष्ट होंगे मैं लक्ष्मीके सहित उनके यहां स्थित नहीं रहता हूं ॥ २८ ॥ दुर्वासा शंकरांश वैष्णव मेरे परमभक्त

सददर्शसुरगणंविपद्ग्रस्तंभयाकुलम् ॥ रत्नभूषणशून्यंचवाहनादिविवर्जितम् ॥ २३ ॥ शोभाशून्यंहतश्रीकंनिष्प्रभंसभयंपरम् ॥ उवाचकातरं दृष्ट्वाभयभीतिविभंजनः ॥ २४ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ माभैर्ब्रह्मन्हेसुराश्चभयंकिंवोमयिस्थिते ॥ दास्यामिलक्ष्मीमचलांपरमैश्वर्यवर्धिनीम् ॥ २५ ॥ किंचमद्वचनंकिंचिच्छ्रूयतांसमयोचितम् ॥ हितंसत्यंसारभूतंपरिणामसुखावहम् ॥ २६ ॥ जनाश्चाऽसंख्यविश्वस्थामदधीनाश्चसंततम् ॥ यथातथाऽहंमद्भक्तपराधीनोऽस्वतंत्रकः ॥ २७ ॥ यंयंरुष्टोहिमद्भक्तोमत्परोहिनिरंकुशः ॥ तद्गृहेऽहंनतिष्ठामिपद्मयासहनिश्चितम् ॥ २८ ॥ दुर्वासाःशंकरांशश्चवैष्णवोमत्परायणः ॥ तच्छापादागतोऽहंचसलक्ष्मीकोहिवोगृहात् ॥ २९ ॥ यत्रशंखध्वनिर्नास्तितुलसीनशिवार्चनम्॥नभोजनंचविप्राणांनपद्मातत्रतिष्ठति ॥३०॥मद्भक्तानांचमेनिंदायत्रब्रह्मन्भवेत्सुराः ॥ महारुष्टामहालक्ष्मीस्ततोयातिपराभवम्॥३१॥ मद्भक्तिहीनोयोमूढोभुंक्तेयोहरिवासरे॥ममजन्मदिनेवापियातिश्रीस्तद्गृहादपि॥३२॥मन्नामविक्रयीयश्चविक्रीणातिस्वकन्यकाम्॥ यत्राऽतिथिर्नभुंक्तेचमत्प्रियायातितद्गृहात् ॥३३॥ योविप्रःपुंश्चलीपुत्रोमहापापीचतत्पतिः॥ पापिनोयोगृहंयातिशूद्रश्राद्धान्नभोजकः॥३४॥

हैं उनके शापसे मैं तुम्हारे घरसे लक्ष्मीसहित चलाआया हूं ॥२९॥ जहां शंख ध्वनि नहीं है तुलसी और शिवशिवार्चन नहीं है तथा जहां ब्राह्मणभोजन नहीं होता वहां लक्ष्मी नहीं रहती॥३०॥ हे ब्रह्मन् ! जहां मेरे भक्त और मेरी निन्दा होती है वहां महारुष्ट हो महालक्ष्मी पराभवको प्राप्त होती है ॥ ३१ ॥ मेरी भक्तिसे हीन होकर जो मूढ हरिवासर एकादशीको भोजन करता है वा मेरे जन्म दिनमें भोजन करता है लक्ष्मी उनके घरसे चली जाती है ॥ ३२ ॥ जो मेरे नामको वेचता और स्वकन्याको वेचता है तथा जहां अतिथि भोजन नहीं करते मेरी प्रिया उनके घरसे चली जाती है ॥ ३३ ॥ जो ब्राह्मण पुंश्चलीका पुत्र है उसका पति महापापी है जो पापियोंके घर जाते हैं तथा जो शूद्रके श्राद्धान्नका भोजन करता है ॥ ३४ ॥

निद्रादिक शक्तियें सब प्रकृतिकी कला है अपना प्रतिबिम्ब जीवभोग शरीरका धारण करनेवाला है ॥ १० ॥ और जब आत्माका अधीश्वर चलाजाता है तब सब संभ्रमरूपसे चलेजाते है, जैसे मार्गमें जाते राजाके पीछे उनके अनुचरभी जाते हैं॥ ११ ॥मैं, शिव, शेष, विष्णु, धर्म, महाविराट् तुम जिसके अंशके भक्त हो उसी फलका तुमने तिरस्कार किया है॥ १२॥जिस पुष्पसे शिवने भगवान्के चरणकमलका पूजन किया है वह दुर्वासाका दिया हुआ तुमने तिरस्कार कर दिया॥ १३ ॥ वह कृष्णके चरणकमलका चढा पुष्प जिसके मस्तकमें स्थित है उसकी सबसे अधिक और पूजा पहले क्यों न हो ॥ १४ ॥ तुम प्रारब्धसे वंचित हुए हो दैवही बलवान् है भाग्यहीन मनुष्यको देवताभी रक्षा करनेको समर्थ नहीं॥ १५॥कृष्णनिर्माल्यके वर्जनसे अब लक्ष्मी चलीगई अब हमारे और गुरुके सहित वैकुण्ठको

निद्रादयःशक्तयश्चताःसर्वाःप्रकृतेःकलाः ॥ आत्मनःप्रतिबिंबश्चजीवोभोगशरीरभृत् ॥ १० ॥ आत्मनीशेगतेदेहात्सर्वेयांतिससंभ्रमाः ॥ यथावर्त्मनिगच्छंतंनरदेवमिवाऽनुगाः ॥ ११ ॥ अहंशिवश्चशेषश्चविष्णुर्धर्मोमहाविराट् ॥ यूयंयदंशाभक्ताश्चतत्पुष्पंन्यकृतंत्वया ॥१२॥ शिवेनपूजितंपादपद्मंपुष्पेणयेनच ॥ तत्रदूर्वाससादत्तंदैवेनन्यकृतंत्वया ॥ १३ ॥ तत्पुष्पंमस्तकेयस्यकृष्णपादाब्जप्रच्युतम् ॥ सर्वेषांचसुराणां चतत्पूजापुरतोभवेत् ॥ १४ ॥ दैवेनवंचितस्त्वंहिदैवंचबलवत्तरम् ॥ भाग्यहीनंजनंमूढंकोवारक्षितुमीश्वरः ॥ १५ ॥ साश्रीर्गताऽधुनाकोपात्कृष्णनिर्माल्यवर्जनात् ॥ अधुनागच्छवैकुंठंमयाचगुरुणासह ॥ १६ ॥ निषेव्यतत्रश्रीनाथंश्रियंप्राप्स्यसिमद्वरात् ॥ एवमुक्त्वाचसब्रह्मासवैंःसुरगणैःसह ॥ १७ ॥ तत्रगत्वापरंब्रह्मभगवंतंसनातनम् ॥ दृष्ट्वातेजःस्वरूपंतंप्रज्वलंतंस्वतेजसा ॥ १८ ॥ ग्रीष्ममध्याह्नमार्तंडशतकोटिसमप्रभम् ॥ शांतमनादिमध्यांतंलक्ष्मीकांतमनंतकम् ॥ १९ ॥ चतुर्भुजैःपार्षदैश्चसरस्वत्यायुतंप्रभुम् ॥ भक्त्याचतुर्भिर्वेदैश्चगंगयापरिवेष्टितम् ॥ २० ॥ तंप्रणेमुःसुराःसर्वेमूर्ध्नाब्रह्मपुरोगमाः॥भक्तिनम्राःसाश्रुनेत्रास्तुष्टुवुःपरमेश्वरम्॥२१॥वृत्तांतंकथयामासस्वयंब्रह्माकृतांजलिः॥रुरुदुर्देवताःसर्वाःस्वाधिकाराच्च्युताश्चताः ॥ २२ ॥

चलो ॥१६॥ वहां श्रीनाथको सेवनकर मेरे वरसे लक्ष्मीकी प्राप्ति होगी ब्रह्माजी यह कह सब देवतादिके सहित ॥१७॥ वहां जाय सनातन परब्रह्म तेजस्वरूप अपने तेजसे प्रकाशमान् तेजस्वरूपको देखकर ॥ १८॥ ग्रीष्म मध्याह्न मार्तण्डके समान सौ कोटिसूर्यकी प्रभावाली, कांति शान्ति अनादि मध्यान्त लक्ष्मीकांत अनंत ॥ १९॥ चारभुजावाले पार्षद और सरस्वतीसे युक्त भक्तिपूर्वक चारवेद और गंगासे परिवेष्टित ॥ २० ॥ और ब्रह्मा आदि सब देवता उनको प्रणाम करते हुए और भक्तिसे नम्रहो नेत्रोंमें आंसू भर परमेश्वरकी स्तुति करने लगे ॥ २१ ॥ और स्वयं ब्रह्माजी हाथ जोडकर अपना वृत्तान्त कहने लगे और

विधाता, रक्षकका रक्षक, तीनों जगत्का रक्षक, सृष्टिकाभी सृजन करनेवाला, संहार करनेवालेकाभी संहार करनेवाला है ॥ ९० ॥ महा विपत्तिवाले संसारमें जो मधुसूदनका स्मरण करता है उसकी विपत्तिमें सम्पत्ति होती है ऐसा शंकरने कहा है ॥ ९१ ॥ वह तत्त्वज्ञ इसप्रकार कह इन्द्रको आलिंगनकर और इष्ट आशीर्वाद देकर समझादिया ॥ ९२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४० ॥ नारायण बोले तब इन्द्रने हरिका ध्यान कर ब्रह्माकी सभामें गमन किया तब सब देवता बृहस्पतिको आगे करके ॥ १ ॥ शीघ्र ब्रह्मलोकमें जाय ब्रह्माजीको देख इन्द्र और गुरुके सहित उनको प्रणाम करते हुए ॥ २ ॥ तब सुराचार्यने विधातासे यह सब वृत्तान्त कहा तब कमलासनने हँसकर महेन्द्रसे कहा ॥ ३ ॥ ब्रह्मा बोले हे वत्स! मेरे वंशमें

महाविपत्तौसंसारेयःस्मरेन्मधुसूदनम् ॥ विपत्तौतस्यसंपत्तिर्भवेदित्याहशंकरः ॥ ९१ ॥ इत्येवमुक्त्वातत्त्वज्ञःसमालिंग्यसुरेश्वरम् ॥ दत्त्वाशुभाशिषंचेष्टंबोधयामासनारद ॥ ९२ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४० ॥ नारायणउवाच ॥ हरिंध्यात्वाहरिर्ब्रह्मञ्जगामब्रह्मणःसभाम् ॥ बृहस्पतिंपुरस्कृत्यसर्वैःसुरगणैःसह ॥ १ ॥ शीघ्रंगत्वाब्रह्मलोकंदृष्ट्वाचकमलोद्भवम् ॥ प्रणेमुर्देवताःसर्वाःसहेंद्रागुरुणासह ॥ २ ॥ वृत्तांतंकथयामाससुराचार्योविधिंप्रति ॥ प्रहस्योवाचतच्छ्रुत्वामहेंद्रंकमलासनः ॥ ३ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ वत्समद्वंशजातोऽसिप्रपौत्रोमेविचक्षणः ॥ बृहस्पतेश्चशिष्यस्त्वंसुराणामधिपःस्वयम् ॥ ४ ॥ मातामहश्चदक्षस्तेविष्णुभक्तःप्रतापवान् ॥ कुलत्रयंयस्यशुद्धंकथंसोऽहंकृतोभवेत् ॥ ५ ॥ मातापतिव्रतायस्यपिताशुद्धोजितेंद्रियः ॥ मातामहोमातुलश्चकथंसोऽहंकृतोभवेत् ॥ ६ ॥ जनःपैतृकदोषेणदोषान्मातामहस्यच ॥ गुरुदोषात्त्रिभिर्दोषैर्हरिदोषीभवेद्ध्रुवम् ॥ ७ ॥ सर्वांतरात्माभगवान्सर्वदेहेष्ववस्थितः ॥ यस्यदेहात्सप्रयातिसशवस्तत्क्षणेभवेत् ॥ ८ ॥ मनोहमिन्द्रियेशंचज्ञानरूपोहिशंकरः ॥ विष्णुप्राणाचप्रकृतिर्बुद्धिर्भगवतीसती ॥ ९ ॥

उत्पन्नहुए तुम मेरे चतुर प्रपौत्र हो बृहस्पतिके शिष्य और देवताओंके स्वय अधिपति हो ॥ ४ ॥ तुम्हारे मातामह दक्ष प्रतापवान् विष्णुभक्त हैं जिसके तीनों कुल शुद्ध हैं उसको अहंकार कैसे हो सकता है ? ॥ ५ ॥ जिसकी माता पतिव्रता और पिता शुद्ध जितेन्द्रिय है मातामह मामा जिसका शुद्ध हो वह अहंकार युक्त कैसे होसकता है ॥ ६ ॥ यह मनुष्य पिता और मातामहके दोषसे तथा गुरुके दोषसे देवताका अपराधी होता है ॥ ७ ॥ सबके अन्तरात्मा भगवान् सबके देहमें स्थित हैं जिसके देहसे निर्गत हो जाता है वह उसीसमय शवरूप होजाता है ॥ ८ ॥ मन इन्द्रियोंका अधिपति और शंकर ज्ञानरूप हैं प्रकृति भगवती बुद्धि सती विष्णुकी प्राणस्वरूपा है ॥ ९ ॥

कर्मसेही महालक्ष्मी और दीनता प्राप्त होती है कोटि जन्मोंका उपार्जित पुण्य भी जीवोंके पीछे चलता है ॥ ७७ ॥ हे पुरन्दर ! विना भोगके उसकी छाया कभी नहीं छोडती देश काल पात्रके भेदसे कर्मोंकी॥ ७८॥कर्मसेही न्यूनता और अधिकता होतीहै वस्तुके दानसे दिन दिन वस्तुओंके समान पुण्य होताहै ॥ ७९॥ दिनके भेदसे कोटिगुण और असंख्य वा इससेभी अधिक पुण्य होताहै और हे इन्द्र। समदेशमें वस्तुदानका समान पुण्य है॥ ८०॥ देशभेदसे कोटिगुण असंख्य वा इससे अधिक होताहै समपात्रमें वस्तुदान करनेवालेको समान पुण्य होताहै ॥ ८१॥ पात्र भेदसे सौगुना असंख्य वा उससेभी अधिक होताहै जैसे धान्य बराबर बोये जाकर न्यूनाधिक फलते है ॥ ८२ ॥ कर्षकोंके क्षेत्र भेदसे न्यूनाधिकता होती है,इसीप्रकार पात्रभेदमें फल होता है. हे इन्द्र ! सामान्यदिनमे दानका समान

नहित्यजेद्विनाभोगंतच्छायेवपुरंदर ॥ काल कर्मणाचमहालक्ष्मींलभेद्दैन्यंचकर्मणा ॥ कोटिजन्मार्जितंकर्मजीविनामनुगच्छति ॥ ७७ ॥ भेदेदेशभेदेपात्रभेदेचकर्मणाम् ॥ ७८ ॥ न्यूनताधिकभावोऽपिभवेदेवहिकर्मणा ॥ वस्तुदानेनवस्तूनांसमंपुण्यंदिनेदिने ॥ ७९ ॥ दिनभेदे कोटिगुणमसंख्यंवाततोधिकम् ॥ समेदेशेचवस्तूनांदानेपुण्यंसमंसुर ॥ ८० ॥ देशभेदेकोटिगुणमसंख्यंवाततोधिकम् ॥ समेपात्रेसमंपुण्यं वस्तूनांकर्तुरेवच ॥ ८१ ॥ पात्रभेदेशतगुणमसंख्यंवाततोऽधिकम् ॥ यथाफलंतिसस्यानिन्यूनान्यप्यधिकानिच ॥ ८२ ॥ कर्षकाणांक्षेत्रभे देपात्रभेदेफलंतथा ॥ सामान्यदिवसेविप्रदानंसमफलंभवेत् ॥ ८३ ॥ अमायांरविसंक्रांत्यांफलंशतगुणंभवेत् ॥ चातुर्मास्यांपौर्णमास्याम नंतंफलमेवच ॥ ८४ ॥ ग्रहणेशशिनःकोटिगुणंचफलमेवच ॥ सूर्यस्यग्रहणेवाऽपिततोदशगुणंभवेत् ॥ ८५ ॥ अक्षयायामक्षयंतदसंख्यं फलमुच्यते ॥ एवमन्यत्रपुण्याहेफलाधिक्यंभवेदिति ॥ ८६ ॥ यथादानेतथास्नानेजपेऽन्यपुण्यकर्मसु ॥ एवंसर्वत्रबोद्धव्यंनराणांकर्मणांफल म् ॥ ८७ ॥ यथादंडेनचक्रेणशरावेणभ्रमेणच ॥कुंभंनिर्मातिनिर्माताकुंभकारोमृदाभुवि ॥८८॥ तथैवकर्मसूत्रेणफलंधाताददातिच ॥ यस्या ज्ञयासृष्टमिदंतंचनारायणंभज ॥ ८९ ॥ सविधाताविधातुश्चपातुःपाताजगत्रये ॥ स्रष्टुःस्रष्टाचसंहर्तुःसंहर्ताकालकालकः ॥ ९० ॥

फल होता है ॥ ८३ ॥ अमावास्या और संक्रांतिमें सौगुना फल होताहै चातुर्मास्यकी पूर्णमासीमें अनन्त फल होता है॥ ८४॥ चन्द्रग्रहणका कोटिगुणा फल सूर्य ग्रहणका उससेभी दशगुण फल होता है ॥ ८५ ॥ और अक्षयतिथिमें अक्षयफल होता है इसीप्रकार और भी पुण्यदिनोंमें अधिक फल होता है ॥८६॥ जैसे दान स्नान जप और पुण्यकर्मोंमें होता है. इसीप्रकार मनुष्योंके कर्मका फल जानना चाहिये ॥८७ ॥जिसप्रकार दण्डचक्रादिके भ्रमणसे कुम्हार घट निर्माण करताहै और मृत्तिकासे कार्य करता है॥ ८८॥इसीप्रकार विधाता कर्मसूत्रसे फल देता है जिसकी आज्ञासे यह सृष्टि चलती है उस नारायणको भजो॥ ८९॥ वह विधाताका

[illegible] शरीर परमानन्द सम्पन्न थे ॥ ६३ ॥ वरिष्ठ गरिष्ठ धनिष्ठ श्रेष्ठ पुरुषोंसे सेवित बन्धुवर्गोंमें श्रेष्ठ ज्ञानियोंमें अतिश्रेष्ठ ॥ ६४ ॥ भ्रातृवर्गोंमे ज्येष्ठ
देव वैरियोंके अनिष्टकारक उन गुरुजीको जपमें तत्पर देखकर इन्द्र उसी स्थानमें स्थित हुए ॥ ६५ ॥ जब एक पहरके अन्तमें गुरुजी उठे तब प्रणाम किया
और उनके चरणोंमे पडकर अमरेश रुदन करने लगे ॥ ६६ ॥ और दुर्वासाके शापका सब वृत्तान्त कहा फिर वर और दुर्लभज्ञानकी प्राप्ति कही ॥ ६७ ॥ फिर
वैरियोंसे ग्रस्त अपनी पुरीका वृत्तान्त कहा शिष्यके वचन सुनकर बोलनेवालोंमें अति श्रेष्ठ सुबुद्धि ॥ ६८ ॥ बृहस्पतिजी क्रोधकर यह वचन बोले बृहस्पति
बोले हे इन्द्र ! यह मैंने सब सुना परन्तु मत रोओ हमारे वचन सुनो ॥ ६९ ॥ नीतिज्ञाता पुरुष विपत्तिमें कभी कातर नहीं होते है सम्पत्ति वा विपत्ति यह सब

वरिष्ठंचगरिष्ठंचधर्मिष्ठंश्रेष्ठसेवितम् ॥ श्रेष्ठंचबंधुवर्गाणामतिश्रेष्ठंचज्ञानिनाम् ॥ ६४ ॥ ज्येष्ठंचभ्रातृवर्गाणामनिष्टंसुरवैरिणाम् ॥ दृष्ट्वागुरुं जपंतंचतत्रतस्थौसुरेश्वरः ॥ ६५ ॥ प्रहरांतेगुरुंदृष्ट्वाचोत्थितंप्रणनामसः ॥ प्रणम्यचरणांभोजेरुरोदोच्चैर्मुहुर्मुहुः ॥ ६६ ॥ वृत्तांतंकथयामासब्रह्मशापादिकंतथा ॥ पुनर्वरोपलब्धिंचज्ञानप्राप्तिंसुदुर्लभाम् ॥ ६७ ॥ वैरिग्रस्तांचस्वपुरीक्रमेणैवसुरेश्वरः ॥ शिष्यस्यवचनंश्रुत्वासुबुद्धिर्वदतांवरः ॥ ६८ ॥ बृहस्पतिरुवाचेदंकोपसंरक्तलोचनः ॥ गुरुरुवाच ॥ श्रुतंसर्वंसुरश्रेष्ठमारोदीर्वचनंशृणु ॥ ६९ ॥ नकातरोहिनीतिज्ञोविपत्तौचकदाचन ॥ संपत्तिर्वाविपत्तिर्वानश्वराश्रमरूपिणी ॥ ७० ॥ पूर्वस्यकर्मायत्ताचस्वयंकर्तातयोरपि ॥ सर्वेषांचभवत्येवशश्वज्जन्मनिजन्मनि ॥ ७१ ॥ चक्रनेमिक्रमेणैवतत्रकापरिदेवना ॥ उक्तंहिस्वकृतंकर्मभुज्यतेऽखिलभारते ॥ ७२ ॥ शुभाशुभंचयत्किंचित्स्वकर्मफलभुक्पुमान् ॥ नाऽभुक्तंक्षीयतेकर्मकल्पकोटिशतैरपि ॥ ७३ ॥ अवश्यमेवभोक्तव्यंकृतंकर्मशुभाशुभम् ॥ इत्येवमुक्तंवेदेचकृष्णेनपरमात्मना ॥ ७४ ॥ सामवेदोक्तशाखायांसंबोध्यकमलोद्भवम् ॥ जन्मभोगावशेषेचसर्वेषांकृतकर्मणाम् ॥ ७५ ॥ अनुरूपंहितेषांचभारतेऽन्यत्रचैवहि ॥ कर्मणाब्रह्मशापंचकर्मणाचशुभाशिषम् ॥ ७६ ॥

श्रमरूप और नश्वर है ॥ ७० ॥ यह अपने पूर्वकर्मके अनुसार सबका स्वयंकर्ता है यह जन्म जन्म सबकोही प्राप्त होती है ॥ ७१ ॥ पहियेके समान सुख
दुःख घूमते हैं इसमें दुःख करना क्या है यह कहाही है अपना किया कर्म भोगा जाता है ॥ ७२ ॥ शुभ अशुभ कोई क्यों न हो यह पुरुष अपने कर्मका
फल भोगता है कोटिकल्प शतवर्षमें भी विना भोगे कर्मक्षय नहीं होता है ॥ ७३ ॥ शुभाशुभ किया कर्म अवश्यही भोगना पडता है यह वेदमें श्रीकृष्ण
परमात्माद्वारा कथित हुआ है ॥ ७४ ॥ अर्थात् सामवेदकी शाखामें ब्रह्माजीसे सबके कर्मोंका जन्म भोगावशेष कहा है ॥ ७५ ॥ अर्थात् कर्मकेही अनुसार
भारतमे वा अन्य कहीं जन्म होताहै कर्मसेही ब्रह्मशाप और कर्मसेही आशीर्वाद प्राप्त होता है ॥ ७६ ॥

हे इन्द्र ! शास्त्र दो प्रकारका मार्ग दिखलाता है. एक प्रवृत्तिका वीज और एक निवृत्तिका कारण है ॥ ५१ ॥ प्रथम मार्ग प्रवृत्तिरूपमें जीव भ्रमण करते हैं स्वच्छन्द प्रसन्न निर्विरोध उन्मत्तवत् रहता है ॥ ५२ ॥ मधुके लोभसे आकर क्लेशमें सुख मानता है परिणाममें नाशकारक जन्म मृत्यु और जरा करने वाला है ॥ ५३ ॥ इसप्रकार अनेक जन्मपर्यन्त भ्रमण करके अपने कर्मानुसार अनेक योनियोंमें विचरण करता है ॥ ५४ ॥ फिर ईश्वरके अनुग्रहसे उसको सत्संगकी प्राप्ति होती है सहस्रों सैकडोंमें कोई एक संसार सागरके पारके कारण ॥ ५५ ॥ साधु तत्त्वदीपकसे मुक्तिमार्ग देखता है तब यह जीव बंधनके खण्डनका यत्न करता है ॥ ५६ ॥ अनेक जन्मके योग तपस्या भोजन त्यागसे निर्विघ्न परम सुखदायक मुक्तिमार्गको प्राप्त होता है ॥

शास्त्रंचद्विविधंमार्गंदर्शयेत्सुरपुंगव ॥ प्रवृत्तिबीजमेकंचनिवृत्तेःकारणंपरम् ॥ ५१ ॥ चरंतिजीविनश्चादौप्रवृत्तेर्दुःखवर्त्मनि॥स्वच्छंदंचप्रसन्नंच निर्विरोधंचसंततम् ॥ ५२ ॥ आयातिमधुनोलोभात्क्लेशेनसुखमानितः ॥ परिणामेनाशबीजेजन्ममृत्युजराकरे ॥ ५३ ॥ अनेकजन्मपर्यंतंकृ त्वाचभ्रमणंमुदा ॥ स्वकर्मविहितायांचनानायोन्यांक्रमेणच ॥ ५४ ॥ ततश्चेशानुग्रहाच्चसत्संगंलभतेचसः ॥ सहस्रेषुशतेष्वेकोभवाब्धिपार कारणम् ॥ ५५ ॥ साधुस्तत्त्वप्रदीपेनमुक्तिमार्गंप्रदर्शयेत् ॥ तदाकरोतियत्नंचजीवोबंधनखंडने ॥ ५६ ॥ अनेकजन्मयोगेनतपसाऽनशनेन च ॥ तदालभेन्मुक्तिमार्गंनिर्विघ्नंसुखदंपरम् ॥ ५७ ॥ इदंश्रुतंगुरोर्वक्त्राद्यत्पृच्छसिपुरंदर ॥ मुनेस्तद्वचनंश्रुत्वावीतरागोबभूवसः ॥ ५८ ॥ वैराग्यंवर्धयामासतस्यब्रह्मन्दिनेदिने ॥ मुनेःस्थानाद्गृहंगत्वासददर्शाऽमरावतीम् ॥ ५९ ॥ दैत्यैरसुरसंघैश्चसमाकीर्णांभयाकुलाम् ॥ विषमो पप्लुवांकुत्रबंधुहीनांचकुत्रचित् ॥ ६० ॥ पितृमातृकलत्रादिविहीनामतिचंचलाम् ॥ शत्रुग्रस्तांचतांदृष्ट्वाजगामवाक्पतिंप्रति ॥ ६१ ॥ शक्रोमं दाकिनीतीरेददर्शगुरुमीश्वरम् ॥ ध्यायमानंपरंब्रह्मगंगातोयेस्थितंपरम् ॥ ६२ ॥ सूर्याभिसंमुखंपूर्वमुखंचविश्वतोमुखम् ॥ साश्रुनेत्रंपुलकिनंपर मानंदसंयुतम् ॥ ६३ ॥

॥ ५७ ॥ हे इन्द्र ! जो तुमने पूँछा है यह मैंने गुरुके मुखसे सुना है तव मुनिके वचन सुन इन्द्र वीतराग हुए ॥ ५८ ॥ और दिन दिन वैराग्य बढने लगा मुनिके स्थानसे घरको जाकर जब इन्द्रने अमरावतीको देखा तो ॥ ५९ ॥ वह दैत्य असुरोंसे व्याप्त बडी भयानक होगई थी कहीं विषका उपद्रव कहीं बंधुहीनता ॥ ६० ॥ कहीं पिता माता कलत्रसे विहीन अति चंचल तथा विविध शत्रुसे ग्रसित देखकर इन्द्र बृहस्पतिके समीप गये ॥ ६१ ॥ इन्द्रने मन्दाकि नीके किनारे गुरुजीको देखा जो परब्रह्मको ध्यानकरते गंगाके जलमें स्थित थे ॥ ६२ ॥ सूर्यके सन्मुख पूर्वको मुख किये सब और मुखवाले ईश्वरके प्रेममें

विष्णुका नैवेद्य ग्रहण करले ॥ ३८ ॥ तो इसमें सन्देह नहीं कि, वह सात जन्मके अर्जित पापसे मुक्त होता है और जो जानकर भक्तिसे विष्णुका नैवेद्य
ग्रहण करते हैं ॥ ३९ ॥ हे इन्द्र ! वह कोटिजन्मके अर्जित पापसे निश्चयही मुक्त हो जाते हैं. जो कि, तुमने हमारा दिया फूल हाथीके मस्तकपर स्थापित
कियाहै ॥ ४० ॥ इसकारण तुमको छोडकर लक्ष्मी नारायणके स्थानको गमन करेगी मैं नारायणका भक्त हूं, देवता विधातासे नहीं डरताहूं ॥ ४१ ॥ कालमृत्यु
जरा किसीसेभी नहीं डरता हूं प्रजापति कश्यप तुम्हारे पिता मेरा क्या करसक्ते हैं॥ ४२ ॥ मैं बृहस्पति गुरुसे निःशंक हूं, हे इन्द्र ! यह फूल जिसके शिरपर होता है
उसका परम पूजन होता है॥ ४३ ॥ यह सुन्तेही इन्द्रने मुनिराजके चरण पकडे और शोकसे व्याकुल हो ऊंचे स्वरसे रोताहुआ भयाकुल हुआ ॥ ४४ ॥ महेन्द्रने
सप्तजन्मार्जितात्पापान्मुच्यतेनाऽत्रसंशयः ॥ ज्ञात्वाभक्त्याचगृह्णातिविष्णोर्नैवेद्यमेवच ॥ ३९ ॥ कोटिजन्मार्जितात्पापान्मुच्यतेनिश्चितं
हरे ॥ यस्मात्संस्थापितंपुष्पंगर्वेणकरिमस्तके ॥ ४० ॥ तस्माद्युष्मान्परित्यज्ययातुलक्ष्मीर्हरेःपदम् ॥ नारायणस्यभक्तोऽहंनबिभेमिसुरा
द्विधेः ॥ ४१ ॥ कालान्मृत्योर्जरातश्चकानन्यान्गणयामिच ॥ किंकरिष्यतितेतातःकश्यपश्चप्रजापतिः ॥ ४२ ॥ बृहस्पतिर्गुरुश्चैवनिःशंकस्य
चमेहरे ॥ इदंपुष्पंयस्यमूर्ध्नितस्यैवपूजनंपरम् ॥ ४३ ॥ इतिश्रुत्वामहेंद्रश्चधृत्वासचरणंमुनेः ॥ उच्चैरुरोदशोकार्तस्तमुवाचभयाकुलः ॥ ४४ ॥
महेंद्रउवाच ॥ दत्तःसमुचितःशापोमह्यंमायापहःप्रभो ॥ हृतांनयाचेसंपत्तिंकिंचिज्ज्ञानंचदेहिमे ॥ ४५ ॥ ऐश्वर्यंविपदांबीजंज्ञानप्रच्छन्नकार
णम् ॥ मुक्तिमार्गकुठारश्चभक्तेश्चव्यवधायकम् ॥ ४६ ॥ मुनिरुवाच ॥ जन्ममृत्युजराशोकरागबीजांकुरंपरम् ॥ संपत्तितिमिरांधश्चमुक्तिमार्गंन
पश्यति ॥ ४७ ॥ संपन्मत्तोविमूढश्चसुरामत्तःसएवच ॥ बांधवैर्वेष्टितःसोऽपिबंधुत्वेनैवहेहरे ॥ ४८ ॥ संपत्तिमदमत्तश्चविषयांधश्चविह्वलः ॥ महा
कामीराजसिकःसत्त्वमार्गंनपश्यति ॥ ४९ ॥ द्विविधोविषयांधश्चराजसस्तामसःस्मृतः ॥ अशास्त्रज्ञस्तामसश्चशास्त्रज्ञोराजसःस्मृतः ॥ ५० ॥
कहा हे मायाहारी प्रभो ! आपने मुझको उचित शाप दिया है, मैं हरीहुई सम्पत्तिकी याचना नहीं करता आप मुझे कुछ ज्ञान दीजिये ॥ ४५ ॥ ऐश्वर्य विपत्तिका
बीज ज्ञानका प्रच्छन्न करनेवाला है तथा मुक्तिमार्गके कुठार और भक्तिमें व्यवधान करनेवाला है ॥ ४६ ॥ मुनि बोले जन्म मृत्यु जरा शोक रोगका बीजांकुर
है सम्पत्तिरूपी तिमिरमें अंध हो मुक्तिमार्गको नहीं देखता है ॥ ४७ ॥ सम्पत्तिसे मत्त विमूढ पुरुष सुरामत्तही कहा है और बांधवोंसे वेष्टित हुआ भी एक प्रकारके
बंधनमें पडा है ॥ ४८ ॥ सम्पत्तिके मदमें मत्त हुआ विषयमें अंधा मदसे विह्वल महाकामी राजसी पुरुष मुक्तिमार्गको नहीं देखता है ॥ ४९ ॥ रजोगुणी तमोगुणी
भेदसे विषयांध दो प्रकारका है अशास्त्रज्ञ तामसी और शास्त्रज्ञ रजोगुणी होता है ॥ ५० ॥

जो भाग्यसे उपस्थित हुए विष्णुके नैवेद्यको प्राप्त होतेही भोग लगाता है जो भक्त विष्णुनिवेदित नैवेद्यको इसप्रकार भोग करता है ॥ २८ ॥ वह सौ पुरुषोंका उद्धारकर स्वयं जीवन्मुक्त होता है, जो नैवेद्य भोग लगाकर नित्य नारायणको प्रणाम करता है ॥ २९ ॥ अथवा भक्तिसे पूजन और स्तुति करता है वह विष्णुके समान होता है. उसकी स्पर्श कीहुई वायुसे शीघ्र तीर्थसमूह शुद्ध हो जाते हैं ॥ ३० ॥ हे मूढ ! उनकी पादरजसे फिर भूमि शुद्ध होती है पुंश्चलीका अन्न अवीरान्न शूद्रान्न श्राद्धान्न ॥ ३१ ॥ तथा हरिको विना निवेदन किया अन्न वृथामांसका भक्षण शिवलिंगपर चढाया हुआ पदार्थ शूद्रयाजीका दिया द्रव्य ॥ ३२ ॥ चिकित्सक ब्राह्मणका अन्न पुजारीका अन्न कन्यावेचनेवालेका अन्न कुटनीका अन्न ॥ ३३ ॥ उच्छिष्ट अन्न वासी अन्न सबके खालेनेपर अवशिष्ट अन्न शूद्रापति ब्राह्मणोंका अन्न वृष वाहक द्विजका अन्न ॥ ३४ ॥ अदीक्षित ब्राह्मणका अन्न शवदाही ब्राह्मणका अन्न अगम्यागामियोंका अन्न ॥ ३५ ॥ मित्रद्रोही कृतघ्नी विश्वासघाती मिथ्यासाक्षी देनेवाले ब्राह्मणका अन्न ॥ ३६ ॥ यह सब विष्णुकी नैवेद्य भक्षण करनेसे शुद्ध हो जाते हैं यदि श्वपचभी विष्णुका सेवी हो तो कोटिवंशोंका उद्धार करता हैं॥३७॥हरिका अभक्त मनुष्य अपनेको रक्षा करनेमें असमर्थ होता है वह अज्ञानसे यदि

यस्त्यजेद्विष्णुनैवेद्यंभाग्येनोपस्थितंशुभम् ॥ प्राप्तिमात्रेणयोभुंक्तेभक्तोविष्णुनिवेदितम् ॥ २८॥ पुंसांशतंसमुद्धृत्यजीवन्मुक्तःस्वयंभवेत् ॥ नैवेद्यभोजनंकृत्वानित्यंयःप्रणमेद्धरिम् ॥ २९ ॥ पूजयेत्स्तौतिवाभक्त्यासविष्णुसदृशोभवेत् ॥ तत्स्पर्शवायुनासद्यस्तीर्थौघश्चविशुध्यति ॥ ३० ॥ तत्पादरजसामूढसद्यःपूतावसुंधरा ॥ पुंश्चल्यन्नमवीरान्नंशूद्रश्राद्धान्नमेवच ॥ ३१ ॥ यद्धरेरनिवेद्यंचवृथामांसस्यभक्षणम् ॥ शिवलिंगप्रदानंचयद्दत्तशूद्रयाजिना ॥ ३२ ॥ चिकित्सकद्विजान्नंचदेवलान्नंतथैवच ॥ कन्याविक्रयिणामन्नंयदन्नंयोनिजीविनाम् ॥३३॥ उच्छिष्टान्नंपर्युषितंसर्वभक्षावशेषितम् ॥ शूद्रापतिद्विजानांचवृषवाहद्विजान्नकम् ॥ ३४ ॥ अदीक्षितद्विजानांचयदन्नंशवदाहिनाम् ॥ अगम्यागामिनांचैवद्विजानामन्नमेवच ॥३५॥ मित्रद्रुहांकृतघ्नानामन्नंविश्वासघातिनाम् ॥ मिथ्यासाक्ष्यप्रदान्नंचब्राह्मणान्नंतथैवच ॥३६॥ एतेसर्वेविशुध्यंतिविष्णोर्नैवेद्यभक्षणात् ॥ श्वपचश्चेद्विष्णुसेवीवंशानांकोटिमुद्धरेत् ॥३७॥ हरेरभक्तोमनुजःस्वंचरक्षितुमक्षमः ॥ अज्ञानाद्यदिगृह्णातिविष्णोर्निर्माल्यमेवच ॥ २८ ॥

लगे उस समय ऋषिश्रेष्ठ वैकुंठसे कैलासशिखरमें जाते थे ॥ १५ ॥ उन ब्रह्मतेजसे प्रज्वलित दुर्वासा ऋषिको देखकर कि, जिनकी प्रभा मध्याह्नकालीन सूर्यके समान चमक रही थी ॥१६॥ तब सुवर्णके समान जटाभार बडा उज्ज्वल था श्वेत यज्ञोपवीत चीर दण्ड कमंडलु लिये ॥ १७ ॥ महा प्रकाशमान चलायमान इन्दुके समान प्रकाशित लाखो वेदवेदांगके पारगामी शिष्योंसेयुक्त ॥१८॥देखतेही इन्द्रने उनको शिरसे प्रणाम किया और प्रसन्न हो उन मुनिके शिष्यसमूहोंको संतुष्ट किया ॥१९॥ मुनिराजने शिष्योंसहित आशीर्वाद दिये और विष्णुके दिये मनोहर पारिजात पुष्पको ॥ २० ॥ "जो कि जरारोग और मृत्युका नाशक शोकहारी और मोक्षका करनेवाला है" दिया. शक्रने उस फूलको लेकर राज्य सम्पत्तिसे प्रमत्त हो ॥ २१ ॥ उसे अपने हाथीके ऊपर रखदिया हाथी उसके

दुर्वाससंददर्शेंद्रोज्वलंतंब्रह्मतेजसा ॥ ग्रीष्ममध्याह्नमार्तंडसहस्रप्रभमीश्वरम् ॥१६॥ प्रतप्तकांचनाकारंजटाभारमहोज्वलम्॥ शुक्लयज्ञोपवीतंच चीरदंडौकमंडलुम् ॥ १७ ॥ महोज्वलंचतिलकंबिभ्रतंचेंदुसन्निभम् ॥ समन्वितंशिष्यलक्षैर्वेदवेदांगपारगैः ॥ १८ ॥ दृष्ट्वाननामशिर सासंभ्रमत्तःपुरंदरः ॥ शिष्यवर्गंतदाभक्त्यातुष्टावचमुदान्वितम् ॥ १९ ॥ मुनिनाचसशिष्येणदत्तास्तस्मैशुभाशिषः ॥ विष्णुदत्तंपारिजातपु ष्पंचसुमनोहरम् ॥२०॥तज्जरारोगमृत्युघ्नंशोकघ्नंमोक्षकारकम् ॥ शक्रःपुष्पंगृहीत्वाचप्रमत्तोराज्यसंपदा ॥ २१ ॥ पुष्पंसन्यस्तयामासतदैवक रिमस्तके ॥ हस्तीतत्स्पर्शमात्रेणरूपेणचगुणेनच ॥ २२॥ तेजसावयसाकस्माद्विष्णुतुल्योबभूवह ॥ त्यक्त्वाशक्रंगजेंद्रश्चजगामघोरकाननम् ॥ २३ ॥ नशशाकमहेंद्रस्तंरक्षितुंतेजसामुने ॥ तत्पुष्पंत्यक्तवंतंचदृष्ट्वाशक्रंमुनीश्वरः ॥ २४ ॥ तमुवाचमहारुष्टःशशापचरुषान्वितः ॥ मुनि रुवाच ॥ अरेश्रियाप्रमत्तस्त्वंकथंमामवमन्यसे ॥ २५ ॥ मद्दत्तपुष्पंदत्तंचगर्वेणकरिमस्तके ॥ विष्णोर्निवेदितंचैवनैवेद्यंवाफलंजलम् ॥२६॥ प्राप्तिमात्रेणभोक्तव्यंत्यागेनब्रह्महाभवेत् ॥ भ्रष्टश्रीर्भ्रष्टबुद्धिश्चपुरभ्रष्टोभवेत्तुसः ॥ २७ ॥

स्पर्शमात्र रूप और गुणसे ॥२२॥ तेज और वयसे विष्णुकी तुल्य हुआ तब गजेन्द्र इन्द्रको छोडकर गहन वनमे चलागया ॥२३॥ हे मुने ! तेजसे इन्द्र उसकी रक्षाकरनेको समर्थ न हुआ मुनीश्वरने इन्द्रको इसप्रकार फूलत्यागन करता हुआ देखकर ॥ २४ ॥ महारुष्ट होकर शापदिया. मुनि बोले अरे ! लक्ष्मीसे प्रमत्त तुम मेरा अपमान क्यो करते हो ॥ २५ ॥ मेरा दिया फूल तैंने हाथीके मस्तकपर क्यों रख दिया विष्णुको निवेदनकिया नैवेद्य, जल, फल ॥ २६॥ प्राप्तमा त्रही भोगना चाहिये, अन्यथा ब्रह्महत्या लगती है. तुम भ्रष्टबुद्धि और अपने पुरसे भ्रष्ट होजाओ ॥ २७ ॥

श्रीनारायण बोले एक समय दुर्वासाके शापसे इन्द्र श्रीभ्रष्ट हुए थे और मर्त्यलोकमें देवताओंके समूह एकत्रित हुए ॥ ३॥ लक्ष्मी स्वर्गादिको त्यागनकर रुष्ट और परम दुखित हुई. हे नारद ! वह जाकर वैकुंठमें लीन होगई ॥ ४ ॥ तब सबकोई दुःखी हो ब्रह्माकी सभामें गये और ब्रह्माजीको आगेकर वैकुंठमें गये ॥ ५ ॥ सब देवता वैकुंठमे परमदेव नारायणकी शरण हुए अतिदैन्ययुक्त होनेसे उनके कंठ ओष्ठ तालु सूखगये ॥ ६ ॥ तब पुराण पुरुषकी आज्ञासे कलारूप लक्ष्मी सर्वसंपत्स्वरूपिणी सागरकन्या हुई थी ॥ ७ ॥ तब देवता दैत्योंने क्षीरसागर मंथनकर महालक्ष्मीको प्राप्त किया विष्णुने उनको देखा ॥ ॥ ८ ॥ देवादिको वर और क्षीरसागरशायी विष्णुको प्रसन्नतासे वनमालादेकर प्रसन्न किया ॥ ९ ॥ हे नारद ! तब देवताओंने असुरोंके ग्रसित राज्यको

श्रीनारायणउवाच ॥ पुरादुर्वाससः शापाद्भ्रष्टश्रीश्चपुरंदरः ॥ बभूवदेवसंघश्चमर्त्यलोकेचनारद ॥ ३ ॥ लक्ष्मीःस्वर्गादिकंत्यक्त्वारुष्टापर मदुःखिता ॥ गत्वालीनाचवैकुंठेमहालक्ष्मीश्चनारद ॥ ४ ॥ तदाशोकाद्ययुःसर्वेदुःखिताब्रह्मणःसभाम् ॥ ब्रह्माणंचपुरस्कृत्यययुर्वैकुं ठमेवच ॥ ५ ॥ वैकुंठेशरणापन्नादेवानारायणेपरे ॥ अतीवदैन्ययुक्ताश्चशुष्ककंठोष्ठतालुकाः ॥ ६ ॥ तदालक्ष्मीश्चकलयापुराणपुरुषा ज्ञया ॥ बभूवसिंधुकन्यासासर्वसंपत्स्वरूपिणी ॥७॥ तथामथित्वाक्षीरोदंदेवादैत्यगणैःसह ॥ संप्राप्ताश्चमहालक्ष्मीविष्णुस्तांचददर्शह ॥८॥ सुरादिभ्योवरंदत्त्वावनमालांचविष्णवे॥ ददौप्रसन्नवदनातुष्टाक्षीरोदशायिने ॥ ९ ॥ देवाश्चाऽप्यसुरग्रस्तंराज्यंप्रापुश्चनारद ॥ तांसंपूज्यच संभूयसर्वत्रचनिरापदः ॥ १० ॥ नारदउवाच ॥ कथंशशापदुर्वासामुनिश्रेष्ठःकदाचन ॥ केनदोषेणवाब्रह्मन्ब्रह्मिष्ठस्तत्त्ववित्पुरा ॥ ११ ॥ ममंथुःकेनरूपेणजलधिंतेसुरादयः ॥ केनस्तोत्रेणवादेवीशक्रंसाक्षाद्बभूवसा ॥ १२ ॥ कोवातयोश्चसंवादोबभूवतद्वदप्रभो॥श्रीनारायणउवाच॥ मधुपानप्रमत्तश्चत्रैलोक्याधिपतिःपुरा ॥ १३ ॥ क्रीडांचकाररहसिरंभयासहकामुकः ॥ कृत्वाक्रीडांतयासार्धकामुक्याहृतमानसः ॥ १४ ॥ तस्थौतत्रमहारण्येकामोन्मथितमानसः॥कैलासशिखरेयांतंवैकुंठादपिसत्तमम् ॥ १५ ॥

फिर पाया तब भगवतीकी पूजाकर सब कोई आपत्ति रहित हुए ॥ १० ॥ नारदजी बोले हे ब्रह्मन् ! तत्त्ववित् मुनिश्रेष्ठ दुर्वासाने क्यों शापदिया क्या दोष था वह तो तत्त्ववित् थे ॥ ११ ॥ और उन सुरादिने किस प्रकारसागरको मथा और किस स्तोत्रसे देवी इन्द्रके सन्मुख प्रगट हुई ॥ १२ ॥ हे प्रभो ! किसप्रकार उन इन्द्र और दुर्वासाका संवादहुआ सो आप कहिये. श्रीनारायण बोले पहले त्रैलोक्याधिपति इंद्र मधुपानसे मत्तहोकर ॥ १३ ॥ कामुक हो एकान्तमें रंभाके साथ क्रीडा करने लगे. उसके साथ क्रीडाकरनेसे देवराजका मन उसमें लगगया ॥ १४ ॥ कामसे उन्मथित हो उस महावनमें निवास करने

हार क्षीर और चन्दनमें ॥ २३ ॥ मनोहर वृक्षशाखा नवीन मेघ और वस्तुओंमें रहती. प्रथम नारायणने वैकुण्ठमें पूजन किया ॥ २४ ॥ दूसरी बार भक्तिसे ब्रह्माने और तीसरीबार शंकरने पूजन किया है. हे मुने ! फिर क्षीरोदमें विष्णुने पूजन कियाहै ॥ २५॥मानवेन्द्र स्वायंभुव मनुने तथा ऋषि मुनि और सद्भक्ति करनेवाले गृहस्थियोंने पूजन किया है ॥ २६ ॥ गन्धर्व तथा नागादिने पातालमें पूजन किया है शुक्लाष्टमीको भाद्रपदमें ब्रह्माजीने पूजन किया ॥ २७ ॥ हे नारद ! तीनों लोकमें भक्तिसे पक्षपर्यन्त पूजन होता है. चैत्र, पौष, भाद्रपद,मंगलवारमें पूजन होता है ॥ २८ ॥ विष्णु तथा त्रिलोकीने भक्तिपूर्वक पूजा की वर्षके अन्तमें पूषसंक्रान्ति माघी पूर्णिमाको आवाहन करके ॥ २९ ॥ मनुने उनका पूजन कराया और मंगलरूपा लक्ष्मीका महेन्द्रने

वृक्षशाखासुरम्यासुनवमेघेषुवस्तुषु ॥ वैकुण्ठपूजितासाऽऽदौदेवीनारायणेनच ॥ २४ ॥ द्वितीयेब्रह्मणाभक्त्यातृतीयेशंकरेणच ॥ विष्णुनापूजितासाचक्षीरोदेभारतेमुने॥२५॥स्वायंभुवेनमनुनामानवेन्द्रैश्चसर्वतः॥ ऋषीन्द्रैश्चमुनीन्द्रैश्चसद्भिश्चगृहिभिर्भवे ॥ २६ ॥गंधर्वैश्चैवनागाद्यैःपातालेषुचपूजिता ॥ शुक्लाष्टम्यांभाद्रपदेकृतापूजाचब्रह्मणा ॥ २७ ॥ भक्त्याचपक्षपर्यंतंत्रिषुलोकेषुनारद ॥ चैत्रेपौषेचभाद्रेचपुण्येमंगलवासरे ॥ २८ ॥ विष्णुनापूजितासाचत्रिषुलोकेषुभक्तितः ॥ वर्षांतेपौषसंक्रांत्यांमाघ्यामावाह्यमंगले ॥ २९ ॥मनुस्तांपूजयामाससाभूताभुवनत्रये ॥ पूजितासामहेन्द्रेणमंगलेनैवमंगला ॥ ३० ॥ केदारेणैवनीलेनसुबलेननलेनच ॥ ध्रुवेणोत्तानपादेनशक्रेणबलिनातथा ॥ ३१ ॥ कश्यपेनचदक्षेणकर्दमेनविवस्वता ॥ प्रियव्रतेनचंद्रेणकुबेरेणैववायुना ॥ ३२ ॥ यमेनवह्निनाचैववरुणेनैवपूजिता ॥ एवंसर्वत्रसर्वेषुपूजितावंदिता सदा ॥ ३३ ॥ सर्वैश्वर्याधिदेवीसासर्वसंपत्स्वरूपिणी ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेएकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ३९ ॥ नारदउवाच ॥ नारायणप्रियासाचवरावैकुंठवासिनी ॥ वैकुंठाधिष्ठातृदेवीमहालक्ष्मीःसनातनी ॥ १ ॥ कथंबभूवसादेवीपृथिव्यांसिंधुकन्यका ॥ पुराकेनस्तुताऽऽदौसातन्मेव्याख्यातुमर्हसि ॥ २ ॥

भी पूजन किया है ॥ ३० ॥ केदार, नील, सुबल, नल, ध्रुव, उत्तानपाद, इन्द्र, बलि ॥३१॥ कश्यप, दक्ष, कर्दम, विवस्वान्, प्रियव्रत, चन्द्र, कुबेर, वायु ॥ ३२ ॥ यम, वह्नि, वरुणने पूजन किया और प्रणाम किया. इसप्रकार सबने सर्वत्र पूजन किया ॥३३॥वह सब ऐश्वर्यकी देवी सब सम्पत्स्वरूपिणी है ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायाम् एकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥३९॥नारदजी बोले वह नारायणकी प्रिया श्रेष्ठ वैकुंठवासिनी, वैकुंठकी अधिष्ठात्री देवी महालक्ष्मी सनातनी॥१॥फिर भूमिमें किसप्रकार क्षीरसागरकी कन्या हुई और पहले किसने उनकी स्तुति की सो आप मुझसे कहिये२॥

स्मितवीक्षण प्रेम अनुनयमें राधाकी समानही थी.उन कृष्णके वामअंशसे महालक्ष्मी और दक्षिण अंशसे राधिका प्रगट हुईहै॥९॥राधाने प्रथम द्विभुज परात्पर देवको वरण किया. महालक्ष्मीने पश्चात् उन मनोहरकी इच्छा की ॥ १० ॥ तब कृष्ण राधाके गौरवसे दो रूप हुए दक्षिणांशसे द्विभुज और वाम अंशसे चतुर्भुज हुए ॥ ११ ॥ द्विभुज भगवान्ने महालक्ष्मीको चतुर्भुजके निमित्त दिया,जिससे यह सब जगत निरन्तर स्निग्ध दृष्टिसे दीखता है॥ १२॥और जो महती देवी है इसी कारण महालक्ष्मी कहाती है.राधाकांत द्विभुज और लक्ष्मीकांत चतुर्भुज है॥ १३ ॥वह शुद्धसत्वस्वरूपवाली गोप और गोपियोंसे आवृत है चतुर्भुज लक्ष्मीके सहित वैकुंठमें गये ॥१४॥ वह कृष्ण और विष्णु सर्वांशमें समान है महालक्ष्मीके योगमें वह अनेक रूपा हुई ॥ १५ ॥ वैकुंठमें महालक्ष्मी परिपूर्णतमा रमा है शुद्ध

स्मितेनवीक्षणेनैवप्रेम्णावाऽनुनयेनच ॥ तद्वामांसान्महालक्ष्मीर्दक्षिणांसाच्चराधिका ॥ ९ ॥ राधाऽऽदौवरयामासद्विभुजंचपरात्परम् ॥ महाक्ष्मीश्चतत्पश्चाच्चकमेकमनीयकम् ॥ १० ॥ कृष्णस्तद्गौरवेणैवद्विधारूपोबभूवह ॥ दक्षिणांसश्चद्विभुजोवामांसश्चचतुर्भुजः ॥ ११ ॥ चतुर्भुजायद्विभुजोमहालक्ष्मींददौपुरा ॥ लक्ष्यतेदृश्यतेविश्वंस्निग्धदृष्ट्यायानिशम् ॥ १२ ॥ देवीभूताचमहतीमहालक्ष्मीश्चसास्मृता ॥ राधाकांतश्चद्विभुजोलक्ष्मीकांतश्चतुर्भुजः ॥ १३ ॥ शुद्धसत्त्वस्वरूपाचगोपैर्गोपीभिरावृता ॥ चतुर्भुजश्चवैकुण्ठंप्रययौपद्मयासह ॥ १४ ॥ सर्वांशेनसमौतौद्वौकृष्णनारायणौपरौ ॥ महालक्ष्मीश्चयोगेननानारूपाबभूवसा ॥ १५ ॥ वैकुंठेचमहालक्ष्मीःपरिपूर्णतमारमा ॥ शुद्धसत्त्वस्वरूपाचसर्वसौभाग्यसंयुता ॥ १६ ॥ प्रेम्णासाचप्रधानाचसर्वासुरमणीषुच ॥ स्वर्गेषुस्वर्गलक्ष्मीश्चशक्रसंपत्स्वरूपिणी ॥ १७ ॥ पातालेनागलक्ष्मीश्चराजलक्ष्मीश्चराजसु॥गृहलक्ष्मीर्गृहेष्वेवगृहिणांचकलांशतः ॥१८॥ संपत्स्वरूपागृहिणांसर्वमंगलमंगला॥गवांप्रसूतिः सुरभिर्दक्षिणायज्ञकामिनी ॥ १९ ॥ क्षीरोदसिंधुकन्यासाश्रीरूपापद्मिनीषुच ॥ शोभास्वरूपाचंद्रेचसूर्यमंडलमंडिता ॥ २० ॥ विभूषणेषुरत्नेषुफलेषुचजलेषुच ॥ नृपेषुनृपपत्नीषुदिव्यस्त्रीषुगृहेषुच ॥ २१ ॥ सर्वसस्येषुवस्त्रेषुस्थानेषुसंस्कृतेषुच ॥ प्रतिमासुचदेवानांमंगलेषुघटेषुच ॥ २२ ॥ माणिक्येषुचमुक्तासुमाल्येषुचमनोहरा ॥ मणीन्द्रेषुचहीरेषुक्षीरेषुचंदनेषुच ॥ २३ ॥

सत्वस्वरूपा सर्व सौभाग्यसे संयुक्त है ॥१६॥ वह सब स्त्रियोंमें प्रेमसे प्रधान है स्वर्गमें स्वर्गलक्ष्मी इन्द्रके सम्पत्स्वरूपिणी ॥१७॥ पातालमें नागलक्ष्मी,राजाओमे राजलक्ष्मी, घरोंमें गृहलक्ष्मी गृहिणी कलाअंशसे निवास करती है ॥ १८ ॥ गृहस्थियोंके यहाँ सम्पत् स्वरूपा सब मंगलकी मंगल करनेवाली गायोंकी प्रसूति होनेसे सुरभी यज्ञकी कामनामें दक्षिणा ॥१९॥ क्षीरसागरकी कन्या पद्मिनियोंमें श्रीरूपा चन्द्रमामें शोभास्वरूप सूर्यमंडलमें मंडित॥ २० ॥ विभूषण रत्नफल जल नृप नृपपत्नी दिव्यस्त्री और घरोंमें ॥२१॥ सब धान्य वस्त्र संस्कृतस्थान देवताओंकी प्रतिमा मंगल घटोंमें ॥ २२ ॥माणिक्य मुक्ता मनोहर मालामणियोंके

व्रता इस भारतक्षेत्रमें लाख वर्षतक सुख भोगकर स्वामीके संग देवीके मणिद्वीपको गई ॥ ९४ ॥ जो सविता अर्थात् सूर्यमंडलात्मक देवताकी अन्तर्यामी ब्रह्मरूपिणी है तथा गायत्रीकी अधिष्ठात्री है, वेदोंकी माता होनेसे सावित्री कहाती है ॥ ९५ ॥ हे वत्स ! यह आपसे इसप्रकार सावित्रीका उत्तम आख्यान कहा है तथा जीवका कर्मविपाक कहा अब फिर क्या सुननेकी इच्छा है ॥ ९६ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां अष्टत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥ नारदजी बोले श्रीमूलप्रकृति तारणी गायत्री देवीके माहात्म्ययुक्त सावित्री और यमके संवादमें निर्मल यश श्रवण किया ॥ १ ॥ तथा उनके सत्य रूप गुणोंका कीर्तन जो मंगलोंका मंगल है सो सुना, हे भगवन् ! अब महालक्ष्मीका उपाख्यान सुननेकी इच्छा करता हूं ॥ २ ॥ प्रथम किसने उनका

लक्षवर्षसुखंभुक्त्वापुण्यक्षेत्रेचभारते ॥ जगामस्वामिनासार्धंदेवीलोकंपतिव्रता ॥ ९४॥ सवितुश्चाधिदेवीयामंत्राधिष्ठातृदेवता ॥सावित्रीह्यपि वेदानांसावित्रीतेनकीर्तिता ॥ ९५ ॥ इत्येवंकथितंवत्ससावित्र्याख्यानमुत्तमम् ॥ जीवकर्मविपाकंचकिंपुनःश्रोतुमिच्छसि ॥ ९६ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कन्धेनारदनारायणसंवादेसावित्र्युपाख्यानेऽष्टत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥ नारदउवाच ॥ श्रीमूलप्रकृतेर्देव्या गायत्र्यास्तुनिराकृते ॥ सावित्रीयमसंवादेश्रुतंवैनिर्मलंयशः ॥१॥तद्गुणोत्कीर्तनंसत्यंमंगलानांचमंगलम् ॥ अधुनाश्रोतुमिच्छामिलक्ष्म्युपा ख्यानमीश्वर ॥ २ ॥ केनाऽऽदौपूजितासाऽपिकिंभूताकेनवापुरा ॥ तद्गुणोत्कीर्तनंमह्यंवदवेदविदांवर ॥ ३ ॥ नारायणउवाच ॥ सृष्टेरादौ पुराब्रह्मन्कृष्णस्यपरमात्मनः ॥ देवीवामांससंभूताबभूवरासमंडले ॥ ४ ॥ अतीवसुंदरीश्यामान्यग्रोधपरिमंडिता ॥ यथाद्वादशवर्षीयाशश्व त्सुस्थिरयौवना ॥ ५ ॥ श्वेतचंपकवर्णाभासुखदृश्यामनोहरा ॥ शरत्पार्वणकोटींदुप्रभाप्रच्छदनानना ॥ ६ ॥ शरन्मध्याह्नपद्मानांशोभामो चनलोचना॥सादेवीद्विविधाभूतासहसैवेश्वरेच्छया ॥७॥ स्वीयरूपेणवर्णेनतेजसावयसात्विषा ॥ यशसावाससाकृत्याभूषणेनगुणेनच ॥ ८॥

पूजन किया है वह किस प्रकारकी है ? हे वेदविदांवर ! मुझसे आप उनके गुणोंका कीर्तन कीजिये॥ ३॥नारायण बोले हे नारदजी ! सृष्टिकी आदिमें परमात्मा कृष्णकी देवी राधाके वामअंशसे रासमंडलमें यह प्रगट हुई है ॥ ४ ॥ यह अति सुन्दरी श्यामा न्यग्रोधपर मंडित अथवा द्वादशवर्षकी अवस्थासे सम्पन्न निरन्तर स्थिरयौवनवाली ॥ ५ ॥ श्वेतचम्पकके वर्णकी समान सुखदृश्या परममनोहर शरत्की पूर्णिमाके कोटिचन्द्रके प्रभाकी समान मुखवाली ॥ ६ ॥ और शरत्के मध्याह्न कमलोंकी शोभाको जिनके लोचन मोचन करनेवाले है यह देवी सहसाही ईश्वरकी इच्छासे दो रूप हुई ॥ ७ ॥ अपना रूप, वर्ण, तेज, वय, कान्ति, यश, वसन, आकृति, भूषण, गुण ॥ ८ ॥

अन्तमे उस लोकको गमन करैगी. जहां देवी विराजमान होती है. हे भद्रे ! अपने घर जाकर सावित्रीका व्रत करो ॥ ८१ ॥ यह चौदह वर्ष करनेसे स्त्रीकी मोक्षका कारण. है ज्येष्ठ शुक्ल चतुर्दशीको सावित्रीका सुन्दर व्रत करै ॥ ८२ ॥ भाद्रपद शुक्ल अष्टमीको महालक्ष्मीका जिसप्रकार व्रत है वैसा करै. हे शुचिस्मिते ! अथवा सोलह वर्षतक इस व्रतको ॥ ८३ ॥ भक्तिसे जो स्त्री करती है वह विभुके लोकमें गमन करती है प्रति मंगलवारको करनेसे देवी मंगलकी देनेवाली होती है ॥ ८४ ॥ प्रति महीनेकी शुक्ला छठको छठ मंगलदायिनी है और इसीप्रकार आषाढकी षष्ठी मनसे सब सिद्धि देनेवाली है॥८५॥ कार्तिकी पूर्णिमाको राधाव्रत जो कृष्णकी प्राणोंकी समान अधिक प्यारी है तथा शुक्ल अष्टमीमें दुर्गाव्रत करै यह प्रतिमहीनेमे करनेसे वरदायी होती है ॥ ८६॥ विष्णुकी

अन्तेयास्यसितल्लोकंयत्रदेवीविराजते ॥ गत्वाचस्वगृहंभद्रेसावित्र्याश्चव्रतंकुरु ॥ ८१ ॥ द्विसप्तवर्षपर्यंतंनारीणांमोक्षकारणम् ॥ ज्येष्ठशुक्लचतुर्दश्यांसावित्र्याश्चव्रतंशुभम् ॥ ८२ ॥ शुक्लाष्टम्यांभाद्रपदेमहालक्ष्म्यायथाव्रतम् ॥ द्व्यष्टवर्षंव्रतंचैवप्रत्यादेयंशुचिस्मिते ॥ ८३ ॥ करोतिभक्त्यायानारीसायातिचविभोःपदम् ॥ प्रतिमंगलवारेचदेवींमंगलदायिनीम्॥८४॥प्रतिमासंशुक्लपष्ठ्यांषष्ठींमंगलदायिनीम्॥तथाचाऽऽषाढसंक्रांत्यांमनसांसर्वसिद्धिदाम् ॥ ८५ ॥ राधांरासेचकार्त्तिक्यांकृष्णप्राणाधिकप्रियाम् ॥उपोष्यशुक्लाष्टम्यांचप्रतिमासंवरप्रदाम् ॥८६ ॥ विष्णुमायांभगवतींदुर्गांदुर्गार्तिनाशिनीम्॥प्रकृतिंजगदंबांचपतिपुत्रवतीषुच ॥ ८७ ॥ पतिव्रतासुशुद्धासुयन्त्रेषुप्रतिमासुच॥ यानारीपूजयेद्भक्त्याधनसंतानहेतवे ॥८८॥ इहलोकेसुखंभुक्त्वायात्यंतेश्रीविभोःपदम्॥एवंदेव्याविभूतीश्चपूजयेत्साधकोऽनिशम्॥८९॥सर्वकालंसर्वरूपासंसेव्यापरमेश्वरी ॥ नातःपरतरंकिंचित्कृतकृत्यत्वदायकम्॥९०॥इत्युक्त्वातांधर्मराजोजगामनिजमंदिरम्॥गृहीत्वास्वामिनंसाचसावित्रीचनिजालयम्॥ ॥ ९१ ॥ सावित्रीसत्यवांश्चैवप्रययौचयथागमम् ॥ अन्यांश्चकथयामासस्ववृत्तांतंहिनारद ॥ ९२ ॥ सावित्रीजनकःपुत्रान्संप्रापःक्रमेणच॥ श्वशुरश्चक्षुषीराज्यंसाचपुत्रान्वरेणच ॥ ९३ ॥

माया भगवती दुर्गा कठिन दुःखोंको दूर करने वाली प्रकृति जगदम्बाको पतिपुत्रवाली ॥ ८७ ॥ तथा शुद्ध पतिव्रताओंमें वा यंत्र और प्रतिमाओंमें जो स्त्री धन सन्तानके निमित्त पूजा करती है ॥ ८८ ॥ वह इस लोकमें सुख भोगकर अन्तमें श्रीविभुके स्थानमें गमन करती है. इसप्रकार उत्तम साधन नित्य देवीकी विभूतिको भक्तिसे पूजन करै ॥ ८९ ॥ सब समय सर्वरूपा परमेश्वरीका सेवन करना चाहिये इससे अधिक कृतकृत्यदायक और कुछ नहीं है ॥ ९० ॥ यह कहकर धर्मराज अपने स्थानको गये और अपने स्वामीको लेकर सावित्री अपने स्थानको चली ॥ ९१ ॥ सावित्री और सत्यवान्ने अपने आश्रममें जाय दूसरोंसे वह वृत्तान्त कथन किया॥ ९२ ॥ क्रमसे सावित्रीके पिताके पुत्र हुए और श्वशुरको नेत्र प्राप्त हुए और वरदानके कारण उसने भी पुत्रोंकी प्राप्ति की ॥ ९३ ॥

और निर्गुण परमपुरुष है, पहले आगे सत ही था ऐसा वेदके ज्ञाता कहते हैं ॥ ६८ ॥ मूलप्रकृतिही अव्यक्त और अव्याकृत पदनामवाली है चितसे अभिन्न हुई प्रलयमे स्थितरहती है ॥ ६९ ॥ उसके गुण कथन करनेको ब्रह्माण्डमें कौन समर्थ है ? चारों वेदोमें चारप्रकारकी मुक्ति कही है॥ ७० ॥उनमें प्रधान होनेसे भक्ति मुक्तिसे भी अधिक है. सालोक्य, सारूप्य ॥ ७१ ॥ सामीप्य और निर्वाण यह चार प्रकारकी मुक्ति हैं, उस विभुकी सेवा भक्तिके सिवाय भक्तजन मुक्तिकी इच्छा करते है ॥ ७२ ॥ शिवत्व, अमरत्व, ब्रह्मत्व, जन्ममृत्यु, जराव्याधि, भयशोकादिक धन यह सब वे तुच्छ जान्ते हैं ॥ ७३ ॥ तथा दिव्यरूपका धारण निर्वाण मुक्ति नहीं चाहते मुक्ति सेवारहित है और भक्ति सेवाकी बढानेवाली है ॥ ७४ ॥ यह भक्ति और मुक्तिका भेद है. अब निषेकखण्डनके स्वरूपको सुनो

मूलप्रकृतिरव्यक्ताऽप्यव्याकृतपदाभिधा ॥ चिदभिन्नत्वमापन्नाप्रलयेसैवतिष्ठति ॥ ६९ ॥ तद्गुणोत्कीर्तनंवक्तुंब्रह्माण्डेपुचकःक्षमः ॥ मुक्तय श्चचतुर्वेदैर्निरुक्ताश्चचतुर्विधाः ॥ ७० ॥ तत्प्रधानादेवभक्तिर्मुक्तेरपिगरीयसी ॥ सालोक्यदाभवेदेकातथासारूप्यदापरा ॥ ७१॥ सामीप्यदा ऽथनिर्वाणप्रदामुक्तिश्चतुर्विधा ॥ भक्तास्तानहिवांछंतिविनातत्सेवनंविभोः ॥ ७२ ॥ शिवत्वममरत्वंचब्रह्मत्वंचाऽवहेलया ॥ जन्ममृत्युजरा व्याधिभयशोकादिकंधनम् ॥ ७३ ॥ दिव्यरूपधारणंचनिर्वाणंमोक्षणंविदुः ॥ मुक्तिश्चसेवारहिताभक्तिःसेवाविवर्धिनी ॥ ७४ ॥भक्तिमु क्त्योरयंभेदोनिषेकखंडनंशृणु ॥ विदुर्बुधानिषेकंचभोगंचकृतकर्मणाम् ॥ ७५ ॥ तत्खंडनंचशुभदंश्रीविभोःसेवनंपरम् ॥ तत्त्वज्ञानमिदं साध्विस्थिरंचलोकवेदयोः ॥ ७६ ॥ निर्विघ्नंशुभदंचोक्तंगच्छवत्सेयथासुखम् ॥ इत्युक्तासूर्यपुत्रश्चजीवयित्वाचतत्पतिम् ॥ ७७॥ तस्यैशुभा शिषंदत्त्वागमनंकर्तुमुद्यतः ॥ दृष्ट्वायमंचगच्छंतंसासावित्रीप्रणम्यच ॥ ७८ ॥ रुरोदचरणौधृत्वासाधुच्छेदेनदुःखिता ॥ सावित्रीरोदनंश्रुत्वा यमश्चैवकृपानिधिः ॥ ७९ ॥ तामित्युवाचसंतुष्टःस्वयंचैवरुरोदह ॥ धर्मउवाच ॥ लक्षवर्षंसुखंभुक्त्वापुण्यक्षेत्रेचभारते ॥ ८० ॥

पण्डितजन किये कर्मोके भोगकोही निषेक कहते है ॥ ७५ ॥ उस भोगका खण्डनही श्रीविभुकी सेवा है. हे साध्वि ! यही तत्त्वज्ञान लोकवेदमें स्थित है॥ ७६॥ यह विघ्नरहित और शुभका देनेवाला है. हे वत्से ! अब तुम यथासुख गमन करो, यह कह यमराजने उसके पतिको जिवाकर ॥७७॥ और उसको शुभ आशीर्वाद देकर जानेकी इच्छा की. यमराजको जाता देख सावित्री प्रणामकर ॥ ७८ ॥साधुके वियोगसे दुःखी हो चरण पकडकर रोनेलगी. सावित्रीका रोदन सुनकर कृपासागर यमराज ॥ ७९ ॥ स्वयं नेत्रोमें आँसू भर उससे कहने लगे. धर्म बोले पुण्यक्षेत्र भारतमे लाख वर्षतक सुख भोगकर ॥ ८० ॥

श्रीकृष्ण अंशरूप गणेश्वर उनकी भुजामें लीन हो जाते हैं और पद्मांशा पद्मा राधामे लीन हो जाती है ॥५७॥ और सबदेवताओंकी स्त्रियें गोपियोंमें और गोपी राधामें लीन होती है.वह कृष्णकी प्राणप्रिया देवी उनके प्राणोमे स्थित होती है॥५८॥सावित्री और सब वेदशास्त्र सरस्वतीमें लीन होकर वह वाणी परमात्माकी जिह्वामे स्थित होती है ॥ ५९ ॥ गोलोकके गोप उनके लोममें स्थित होते हैं उनके प्राणमें सबके प्राणवायु अग्निमें लीन होते है ॥६० ॥ जठराग्निमें हुताशन, जल उनके जिह्वाग्रमें, भक्तिसम्पन्न वैष्णव उनके चरणकमलमे परमानंदसे लीन होते है ॥६१॥ जो सारसे भी सार भक्तिरूपअमृत पानेवाले है क्षुद्र विराटके रूप

श्रीकृष्णांशश्चतद्बाहौदेवाधीशोगणेश्वरः ॥ पद्मांशाश्चैवपद्मायांसाराधायांचसुव्रते ॥ ५७ ॥ गोप्यश्चाऽपिचतस्यांचसर्वाश्चदेवयोषितः॥ कृष्ण प्राणाधिदेवीसातस्यप्राणेषुसंस्थिता॥५८॥सावित्रीचसरस्वत्यांवेदाःशास्त्राणियानिच ॥ स्थितावाणीचजिह्वायांतस्यैवपरमात्मनः॥५९॥गो लोकस्यचगोपाश्चविलीनास्तस्यलोमसु॥तत्प्राणेषुचसर्वेषांप्राणवाताहुताशनाः ॥६०॥जठराग्नौविलीनाश्चजलंतद्रसनाग्रतः ॥ वैष्णवाश्चरणां भोजेपरमानंदसंयुताः ॥ ६१ ॥ सारात्सारतराभक्तिरसपीयूषपायिनः ॥ विराडंशाश्चमहतिलीनाःकृष्णेमहाविराट् ॥ ६२ ॥ यस्यैवलोमकूपे षुविश्वानिनिखिलानिच ॥यस्यचक्षुषउन्मेषेप्राकृतःप्रलयोभवेत् ॥ ६३ ॥ चक्षुरुन्मीलनेसृष्टिर्यस्यैवपुनरेवसः ॥ यावत्कालोनिमेषेणतावदु न्मीलनेनच ॥६४॥ ब्रह्मणश्चशताब्देचसृष्टेःसूत्रलयःपुनः ॥ ब्रह्मसृष्टिलयानांचसंख्यानास्त्येवसुव्रते ॥ ६५ ॥ यथाभूरजसांचैवसंख्यानंनैववि द्यते ॥ चक्षुर्निमेषेप्रलयोयस्यसर्वांतरात्मनः ॥ ६६॥ उन्मीलनेपुनःसृष्टिर्भवेदेवेश्वरेच्छया ॥ सकृष्णःप्रलयेतस्यांप्रकृतौलीनएवहि ॥ ६७ ॥ एकैवचपराशक्तिर्निर्गुणःपरमःपुमान् ॥सदेवेदमग्रआसीदितिवेदविदोविदुः ॥ ६८ ॥

महाविराटमें और महाविराट कृष्णमें विलीन होते हैं ॥६२॥जिसके लोमकूपोंमें अनन्त विश्व है जिनके नेत्रके उन्मेषमें प्राकृत प्रलय होजाता है ॥६३ ॥फिर पलक खोलनेमें सृष्टि होजाती है जितना समय पलक लगानेका है उतनाही खोलनेका है॥६४॥ब्रह्माके सौवर्षमें सृष्टिका सूत्र लय होता है.हे सुव्रते! ब्रह्माकीसृष्टि और लयकी संक्या नहीं है॥६५॥जैसे पृथ्वीके रजोंकी संख्या नहीं है इसप्रकार सृष्टि और लयकी संख्या नहीं है.जिस सर्वान्तरात्माके नेत्रोंके पलक लगानेमें प्रलय होजाती है॥६६॥और पलक खोलनेमे उनकी इच्छासे फिर सृष्टि होजाती है वह कृष्णभी उसकी प्रलयमे प्रकृतिमें लीन होजाते है॥६७॥कहीं पराशक्ति

जिनकी आज्ञासे अग्नि जलाती और जल शीतल रहता है ॥४४॥ दिक्पाल दिशाओंकी रक्षा करते जिनकी आज्ञासे महाभीत रहते है, जिनके भयसे राशिचक्र और ग्रह भीत होकर चलते हैं ॥४५॥ वृक्षोंमें फल लगते और भयसे फल त्यागते हैं जिनकी आज्ञाके भयसे समयपर काल कलन करता है॥४६॥जलस्थलके जीव जिसकी आज्ञाके विना जीवनधारण नहीं करसक्ते जो अकालमें विद्धकोभी रणमें हरण नहीं करसक्ते॥४७॥उन्हींकी आज्ञासे वायु जलको तथा कूर्म सागरके जलको धारण करता है, कूर्म और शेष सागर पर्वतसहित भूमिको ॥ ४८ ॥ अर्थात् भूमिही नानारत्नसम्पत्तिको जिसकी आज्ञासे धारण करती है जिसमें सब प्राणी स्थित और मृत्युको प्राप्त होते हैं ॥४९॥ इन्द्रकी आयु इकहत्तर चौकडीयुगकी होती और अट्ठाईस इन्द्रके पातमें ब्रह्माका एक दिन होता है ॥ ५० ॥

दिशोरक्षंतिदिक्पालामहाभीतायदाज्ञया ॥ भ्रमंतिराशिचक्राणिग्रहाश्चयद्भयेनच ॥ ४५ ॥ भयात्फलंतिवृक्षाश्चपुष्यंत्यपिचयद्भयात् ॥ यदाज्ञांतुपुरस्कृत्यकालःकालेहरेद्भयात् ॥ ४६ ॥ तथाजलस्थलस्थाश्चनजीवंतियदाज्ञया ॥ अकालेनाहरेद्विद्धंरणेपुविपमेपुच ॥ ४७ ॥ धत्ते वायुस्तोयराशितोयंकूर्मतदाज्ञया ॥ कूर्मोनंतंसचक्षोणीसमुद्रान्साचपर्वतान् ॥ ४८ ॥ सर्वांश्चैवक्षमारूपानानारत्नंबिभर्तिया ॥ यतःसर्वाणिभूतानिस्थीयंतेहंतितत्रहि ॥ ४९ ॥ इंद्रायुश्चैवदिव्यानांयुगानामेकसप्ततिः ॥ अष्टाविंशेशक्रपातेब्रह्मणश्चदिवानिशम् ॥ ५०[1]॥ एवंत्रिंशद्दिनैर्मासोद्वाभ्यामाभ्यामृतुःस्मृतः ॥ ऋतुभिःपड्भिरेवाब्दंब्रह्मणोवैवयःस्मृतम् ॥ ५१ ॥ ब्रह्मणश्चनिपातेचचक्षुरुन्मीलनंहरेः॥ चक्षुरुन्मीलनेतस्यलयंप्राकृतिकंविदुः॥५२॥प्रलयेप्राकृतेसर्वेदेवाद्याश्चचराचराः॥लीनाधाताविधाताचश्रीकृष्णनाभिपंकजे॥५३॥विष्णुःक्षीरोदशायीचवैकुंठेयश्चतुर्भुजः॥विलीनोवामपार्श्वेचकृष्णस्यपरमात्मनः ॥५४ ॥ यस्यज्ञानेशिवोलीनोज्ञानाधीशःसनातनः॥दुर्गायांविष्णुमायायांविलीनाःसर्वशक्तयः॥ ५५ ॥ साचकृष्णस्यबुद्धौचबुद्धयधिष्ठातृदेवता ॥ नारायणांशःस्कंदश्चलीनोवक्षसितस्यच ॥ ५६ ॥

इसप्रकार ब्रह्माके तीस दिनका महीना, दो महीनोंकी एक ऋतु छः ऋतुओंका ब्रह्माका एक वर्ष इसप्रकारके सौवर्षकी ब्रह्माकी आयु होती है॥५१॥ब्रह्माके निपात होनेपर विष्णुका एक पल होताहै उनके चक्षु मीचनेपर प्राकृतिक प्रलय होजाती है ॥५२॥प्राकृतिक प्रलय होनेमें चराचर सब देवता धाता विधाता श्रीकृष्णके नाभिकमलमें लीनहोजाते है ॥ ५३ ॥ क्षीरोदशायी विष्णु और वैकुण्ठमें जो चतुर्भुज है वह श्रीकृष्णके वामपार्श्वमें लीन होजाते हैं ॥ ५४ ॥ जिसके ज्ञानमें ज्ञानाधीश सनातन शिव लीन होजातेहैं और दुर्गा विष्णुमायामें सब शक्तियें लीन होजाती हैं ॥ ५५॥ और वह कृष्णकी बुद्धिमें स्थित होकर बुद्धिकी अधिष्ठात्री देवता होती हैं. नारायणके अंश स्कन्द उनके वक्षस्थलमें लीन होजाते है ॥ ५६ ॥

[1] कठिनसे प्राप्त।

यह नेय मेघकी समान श्याम किशोरवेषसम्पन्न जो कोटिकंदर्पके समान सुन्दर लीलाधाम मनोहर ॥ ३१॥ शरत्के मध्याह्न कमलकी शोभाको जिनके नेत्र लज्जित करते शरत्पूर्णिमाके कोटिचन्द्रोंको जिनका मुख लज्जित करता है ॥ ३२॥ अमूल्य रत्नोंके बने अनेक भूषणोंसे भूषित स्मितमुख पीतवसनसे निरन्तर शोभायमान ॥ ३३॥ वह परब्रह्मका स्वरूप ब्रह्मतेजसे प्रकाशमान सुखदृश्य शांत राधाके कान्त अनन्तरूप॥ ३४॥ निरन्तर मन्दमुसकानयुक्त गोपियोंसे देखे जाते हुए रासमण्डलके मध्यमें रत्नसिंहासनपर स्थित ॥ ३५॥ वंशी बजाते द्विभुज वनमालासे विभूषित कौस्तुभेन्द्र मणियोमें श्रेष्ठ मणियोसे जिनका वक्षस्थल उज्ज्वल हो रहा है ॥ ३६॥ कुंकुम अगर कस्तूरी और चन्दनसे चर्चित विग्रह सुन्दर चंपेकी मालासे युक्त मालतीमालासे मंडित ॥ ३७॥ सुन्दर चन्द्रके भूषणकी शोभासे व्याप्त चूंडा वंक्रिमसे

नवीननीरदश्यामंकिशोरंगोपवेषकम्॥कंदर्पकोटिलावण्यंलीलाधाममनोहरम् ॥ ३१ ॥ शरन्मध्याह्नपद्मानांशोभामोचनलोचनम्॥ शरत्पार्वणकोटींदुशोभाप्रच्छादनाननम् ॥ ३२॥ अमूल्यरत्ननिर्माणनानाभूषणभूषितम् ॥ सस्मितंशोभितंशश्वदमूल्यपीतवाससा ॥ ३३ ॥ परब्रह्मस्वरूपंचज्वलंतंब्रह्मतेजसा ॥सुखदृश्यंचशांतंचराधाकांतमनंतकम् ॥ ३४ ॥ गोपीभिर्वीक्ष्यमाणंचसस्मिताभिश्चसंततम् ॥ रासमंडलमध्यस्थंरत्नसिंहासनस्थितम्॥३५॥वंशीक्वणंतंद्विभुजंवनमालाविभूषितम् ॥ कौस्तुभेंद्रमणींद्रेणशश्वद्वक्षःस्थलोज्ज्वलम् ॥ ३६॥कुंकुमागुरुकस्तूरीचंदनार्चितविग्रहम् ॥ चारुचंपकमालाक्तंमालतीमाल्यमंडितम् ॥ ३७ ॥ चारुचंद्रकशोभाढ्यंचूडावंक्रिमराजितम् ॥ एवंभूतंचध्यायंतिभक्ताभक्तिपरिप्लुताः ॥ ३८॥ यद्भयाज्जगतांधाताविधत्तेसृष्टिमेवच ॥ कर्मानुसाराल्लिखितंकरोतिसर्वकर्मणाम्॥३९॥तपसांफलदाताचकर्मणांच यदाज्ञया ॥ विष्णुःपाताचसर्वेषांयद्भयात्पातिसंततम् ॥ ४० ॥ कालाग्निरुद्रःसंहर्तासर्वविश्वेषुयद्भयात् ॥शिवोमृत्युंजययश्चैवज्ञानिनांचगुरोर्गुरुः ॥ ४१ ॥ यज्ज्ञानाज्ज्ञानवानस्तियोगीशोज्ञानवित्प्रभुः ॥ परमानंदयुक्तश्चभक्तिवैराग्यसंयुतः ॥ ४२ ॥ यद्भयाद्वातिपवनःप्रवरःशीघ्रगामिनाम् ॥ तपनश्चप्रतपतियद्भयात्संततंसति॥४३॥यदाज्ञयावर्षतीद्रोमृत्युश्चरतिजंतुषु ॥यदाज्ञयादहेद्वह्निर्जलमेवंसुशीतलम्॥४४ ॥

विराजमान जिनको इसप्रकारसे भक्तजन ध्यान करते हैं॥ ३८॥ जिनके भयसे ब्रह्मा जगत्की सृष्टि करते है और कर्मानुसार लिखे सब कर्मोको करते है ॥ ३९॥ जिनकी आज्ञासे तप और कर्मोंके फलभी देते हैं और जिनके भयसे विष्णु सबकी रक्षा करते है ॥ ४० ॥ जिनके भयसे कालाग्नि रुद्र जगत्का संहार करते है, शिव मृत्युंजय ज्ञानियोंके भी गुरु ॥ ४१॥ जिनके ज्ञानसे वह योगीश ज्ञानवित्प्रभु ज्ञानवान् है, परमानन्द तथा भक्ति वैराग्यसे संयुक्त हैं ॥ ४२ ॥ जिनके भयसे शीघ्रगामियोंमें श्रेष्ठ पवन वहन करती है, जिनके भयसे सूर्य निरन्तर तपता है ॥ ४३ ॥ जिनकी आज्ञासे मेघ वर्षता मृत्यु प्राणियोमे विचरती है

परमात्मा कृष्णने उनको पहले ज्ञान दिया था जो अतिशय निर्जनवन गोलोकके रासमण्डलमें ॥ १९ ॥ यह ज्ञान लहा था और शिवलोकमें शंकरने धर्मके निमित्त यह ज्ञान कहा था ॥ २० ॥ धर्मने पूँछनेपर सूर्यसे कहा था जिसको सुनकर हमारे पिताने तपसे आराधनकर देवीको प्राप्त किया ॥ २१ ॥ प्रथम मुझको देवताओंके यह अधिकार देनेपर मैंने यह स्वीकार न किया और वैराग्ययुक्त होकर मैंने तपस्या करनेके निमित्त वनजानेकी इच्छा की ॥ २२ ॥ तब हमारे पिताने हमसे वह दुर्लभ ज्ञान कहा सो मै तुमसे कहता हूं तुम सुनो ॥ २३ ॥ स्वयं वह भगवतीभी अपने गुणोंको नहीं जानती औरोंकी तो क्या कथा है. हे वरानने ! जैसे आकाश अपना अन्त नहीं जानता ॥ २४ ॥ इसी कारण सर्वात्मा भगवान् सबके कारणोंका कारण सर्वेश्वर सबकी आदि सब कुछ जानने

तस्मैदत्तंपुराज्ञानंकृष्णेनपरमात्मना॥अतीवनिर्जनेऽरण्येगोलोकंरासमंडले॥१९॥ तत्रैवकथितंकिंचित्तद्गुणोत्कीर्तनंशुभम् ॥ धर्मंचकथयामासशिवलोकेशिवःस्वयम् ॥ २० ॥ धर्मस्तुकथयामासभास्वतेपृच्छतेतथा ॥ यामाराध्यमत्पिताऽपिसंप्रापतपसासति ॥ २१ ॥ पूर्वंस्वंविषयंचाऽहंनगृह्णामिप्रयत्नतः ॥ वैराग्ययुक्तस्तपसेगंतुमिच्छामिसुव्रते ॥ २२ ॥ तदामांकथयामासपितातद्गुणकीर्तनम् ॥ यथागमंतद्वदामिनिबोधाऽतीवदुर्गमम् ॥ २३ ॥ तद्गुणंसानजानातितदन्यस्यचकाकथा ॥ यथाकाशोनजानातिस्वांतमेववरानने ॥२४॥ सर्वात्मासर्वभगवान्सर्वकारणकारणः ॥ सर्वेश्वरश्चसर्वाद्यःसर्ववित्परिपालकः ॥ २५ ॥ नित्यरूपीनित्यदेहीनित्यानंदोनिराकृतिः ॥निरंकुशोनिराशंकोनिर्गुणश्चनिरामयः ॥ २६ ॥ निर्लिप्तः सर्वसाक्षीचसर्वाधारःपरात्परः ॥ मायाविशिष्टःप्रकृतिस्तद्विकाराश्चप्राकृताः ॥ २७ ॥ स्वयंपुमांश्चप्रकृतिस्तावभिन्नौपरस्परम् ॥ यथावह्नेस्तस्यशक्तिर्नभिन्नाऽस्त्येवकुत्रचित् ॥ २८॥ सेयंशक्तिर्महामायासच्चिदानंदरूपिणी ॥ रूपं बिभर्त्यरूपाचभक्तानुग्रहहेतवे ॥ २९॥गोपालसुंदरीरूपंप्रथमंसाससर्जह ॥ अतीवकमनीयंचसुंदरंसुमनोहरम् ॥ ३० ॥

वाले सबके परिपालक ॥ २५ ॥ नित्यरूपी, नित्य स्वरूपवाले, नित्यानन्द, निराकृति, निरंकुश, निरानन्द, निर्गुण, निरामय ॥ २६ ॥ निर्लिप्त, सर्वसाक्षी, सर्वाधार, परात्पर, मायाविशिष्ट, प्रकृति और उसके विकार प्राकृत ॥ २७ ॥ स्वयं पुरुष और प्रकृति यह परस्पर अभिन्न है जैसे अग्निसे अग्निकी शक्ति भिन्न नहीं है ॥ २८ ॥ सो यह महामाया सच्चिदानंदरूपिणी शक्ति अरूप होनेपर भी भक्तोंके अनुग्रह करनेको अनेकरूप धारण करती है ॥ २९ ॥ पहला इनका रूप परमअद्भुत गोपाल[1]सुन्दरी है जो अतिशय सुन्दर और मनोहर है ॥ ३० ॥

१ गोपीवेषधारी-कृष्ण ।

हे कल्याणी ! अब तुम देवीके गुण कीर्तन सुननेके योग्य हो जो वक्ता पृच्छक और सुननेवालोंके कुल तारण करनेवाली है ॥८॥ शेषजी जिसको सहस्र मुखसे नहीं कह सक्ते, शंकर जिसको पंचमुखसे नहीं कह सक्ते ॥ ९ ॥चारों वेदोंका धाता जगत्का रचनेवाला विधाता ब्रह्मा चार मुखसे तथा सर्ववित् विष्णुभी पूर्ण तया कहनेको समर्थ नहीं हैं ॥ १०॥ कार्तिकेय छःमुखसे गणेश तथा योगीन्द्रोंके गुरु भी कहनेको समर्थ नहीं हैं ॥ ११ ॥ सब शास्त्रोंके सारभूत चार वेद हैं तथा दूसरे पण्डित जिसके गुणोंकी कलामात्रभी नहीं जान्ते है॥१२॥जिनके गुणवर्णनमें सरस्वतीभी जडीभूत हो रही है.सनत्कुमार, धर्म, सनन्दन सनातन॥१३॥

श्रोतुमिच्छसिकल्याणिश्रीदेवीगुणकीर्तनम् ॥ वक्तृणांपृच्छकानांचश्रोतृणांकुलतारणम् ॥ ८ ॥ शेषोवक्त्रसहस्रेणनहियद्वक्तुमीश्वरः ॥ मृत्युंजयोनक्षमश्चवक्तुंपंचमुखेनच ॥ ९ ॥ धाताचतुर्णांवेदानांविधाताजगतामपि ॥ ब्रह्माचतुर्मुखेनैवनाऽलंविष्णुश्चसर्ववित् ॥ १० ॥ कार्त्तिकेयः षण्मुखेननाऽपिवक्तुमलंध्रुवम् ॥ नगणेशःसमर्थश्चयोगीद्राणांगुरोर्गुरुः ॥ ११ ॥ सारभूताश्चशास्त्राणांवेदाश्चत्वारएवच ॥ कलामात्रंयद्गुणानांनविदंतिबुधाश्चये ॥ १२ ॥ सरस्वतीजडीभूतानाऽलंतद्गुणवर्णने ॥ सनत्कुमारोधर्मश्चसनंदनश्चसनातनः ॥ १३ ॥ सनकःकपिलःसूर्योयेऽन्येचब्रह्मणःसुताः ॥ विचक्षणानयद्वक्तुंकिंचान्येजडबुद्धयः ॥ १४ ॥ नयद्वक्तुंक्षमाःसिद्धामुनींद्रायोगिनस्तथा॥ केचाऽन्येचवयंकेवाश्रीदेव्यागुणवर्णने ॥ १५ ॥ ध्यायंतेयत्पदांभोजंब्रह्मविष्णुशिवादयः ॥ अतिसाध्यंस्वभक्तानांतदन्येषांसुदुर्लभम् ॥ १६ ॥ कश्चित्किंचिद्विजानातितद्गुणोत्कीर्तनंशुभम् ॥ अतिरिक्तंविजानातिब्रह्माब्रह्मविशारदः ॥ १७ ॥ ततोऽतिरिक्तंजानातिगणेशोज्ञानिनांगुरुः ॥ सर्वातिरिक्तंजानातिसर्वज्ञःशंभुरेवसः ॥ १८ ॥

सनक, कपिल, सूर्य तथा दूसरे ब्रह्माजीके पुत्र यह चतुरभी जिनके गुण नहीं कहसक्ते फिर दूसरे जडबुद्धियोकी कौन कहै ॥१४ ॥ जिन देवीके गुण कहनेको सिद्ध मुनीन्द्र भी समर्थ नहीं तो मैं तथा दूसरे क्या कहसक्ते हैं ? ॥ १५ ॥ब्रह्मा, विष्णु, शिवादि जिनके चरणकमलका ध्यान करते है वह केवल भक्तोंकोही अतिशय साध्य है और दूसरोको अतिशय दुर्लभ है ॥ १६ ॥ कोईही कुछ उनके गुणोका कीर्तन जान्ता है पर हां ब्रह्मविशारद ब्रह्माजी कुछ विशेष जानते है ॥ १७ ॥ उनसे अधिक गणेश ज्ञानियोंके गुरु जानते हैं और सबसे अधिक सर्वज्ञ शंकर जानते हैं ॥ १८ ॥

धूम्रांधकुंड तत्ती ईंटोंके अंतरमें अर्धजिह्म धूम्रअंधकारसे संयुक्त धूम्रांध पापियोंसे युक्त है॥ १६॥ यह सौ धनुषके प्रमाणमें श्वासरंध्र होनेसे धूम्रांध कहाता है और जहाँ गिरतेही पापी नागोंसे वेष्टित होता है ॥ १७॥ वह सौ धनुषमें नागोंसे पूर्ण नागवेष्टित कुंड है यह मैंने ८६ छयासी कुंडोंका तुमसे वर्णन किया ॥ ११८ ॥ और उनका लक्षण भी कहा अब क्या सुननेकी इच्छा है ॥ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥ सावित्री बोली अब आप सारोंकी सार देवीभक्ति मुझको प्रदान कीजिये जो पुरुषोंके मुक्तिद्वारका बीज और नरकसागरसे तारनेवाली है॥ १ ॥मुक्तिसारोंकी कारण सम्पूर्ण अशुभोंकी विनाशक कर्मरूपी वृक्षकी निवारक और कियेहुए पापसमूहोंकी विनाशक है ॥२॥ और मुक्ति कितने प्रकारकी है उनका लक्षण क्याहै तथा भक्तिका

तप्तेष्टकाभ्यंतरितंवाप्यर्धजिह्मकुंडकम्॥धूम्रांधकारसंयुक्तंधूम्रांधैःपापिभिर्युतम् ॥१६॥ धनुःशतंश्वासरंध्रैर्धूम्रांधंपरिकीर्तितम्॥ पातमात्राद्यत्रपापीनागैश्चवेष्टितोभवेत्॥१७॥धनुःशतंनागपूर्णंतन्नागैर्वेष्टितंभवेत्॥षडशीतिचकुंडानिमयोक्तानिनिशामय ॥ लक्षणंचाऽपितेषांचकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥११८॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेन०नारदनारायणसंवादेसावित्र्युपाख्यानेसप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७॥ सावित्र्युवाच॥देवीभक्तिंदेहिमह्यंसाराणांचैवसारकम् ॥ पुंसांमुक्तिद्वारबीजंनरकार्णवतारकम्॥१॥कारणंमुक्तिसाराणांसर्वाशुभविनाशनम्॥दारकंकर्मवृक्षाणांकृतपापौघहारणम् ॥२॥ मुक्तिश्चकतिधाप्यस्तिकिंवातासांचलक्षणम्॥देवीभक्तिंभक्तिभेदंनिषेकस्याऽपिखंडनम्॥३॥तत्त्वज्ञानविहीनाचस्त्रीजातिर्विधिनिर्मिता॥किंचिज्ज्ञानंसारभूतंवदवेदविदांवर ॥४॥सर्वदानंचयज्ञश्चतीर्थस्नानंव्रतंतपः॥ अज्ञानिज्ञानदानस्यकलांनार्हतिषोडशीम् ॥ ५ ॥ पितुःशतगुणामातागौरवेचेतिनिश्चितम् ॥ मातुःशतगुणःपूज्योज्ञानदातागुरुःप्रभो ॥ ६ ॥ धर्मराजउवाच ॥ पूर्वंसवोवरोदत्तोयस्तेमनसिवांछितः ॥ अधुनाशक्तिभक्तिस्तेवत्सेभवतुमद्वरात् ॥ ७ ॥

स्वरूप और उसके भेद कितने हैं और किये कर्मोंका भोग किसप्रकार खण्डन होता है सो कहिये ॥३॥ विधाताने स्त्रीजातिको तत्त्वज्ञानसे विहीन कहाहै. हे वेदविदांवर ! सो आप सारभूत कुछ ज्ञान कहिये ॥४॥ सर्व दान, यज्ञ, तीर्थ, स्नान, तप, व्रत यह अज्ञानीको ज्ञान प्रदान करनेकी सोलहवीं कलाभी नहीं है॥५॥ गौरवमें पितासे माता सौगुनी है यह निश्चय है, परन्तु हे प्रभो ! ज्ञानदाता गुरु मातासे सौगुणा पूज्य है॥६ ॥ धर्मराज बोले हमने पहले तुमको वर दिया है कि, जो तुम्हारे मनमें इच्छित है सो प्राप्त होगा अब मेरे वरसे तुमको भगवतीकी भक्तिभी प्राप्त होगी ॥ ७ ॥

विष्णुकी शरण हुए हैं हारिने शूल देकर शिवको प्रस्थापित किया है॥ २५॥ पुष्पभद्रा नदीके किनारे वटमूलमें भगवान् त्रिलोचन स्थित हैं या तो देवताओंका राज्य दो अथवा युद्ध करो ॥ २६ ॥ मैं शिवजीसे जाकर क्या कहूंगा सो आप कहिये. दूतके वचन सुनकर शंखचूड हँसकर बोला ॥ २७ ॥ तुम चलो प्रभातको मैं आऊंगा तब उस दूतने जाकर वटमूलमे स्थित ईश्वरसे कहा ॥ २८॥ जो कुछ शंखचूडके मुखसे वचन निकले थे कहे. इसी समय स्कंद शिवजीके निकट आये॥ ॥ २९॥ वीरभद्र, नंदी, महाकाल, सुभद्रक, विशालाक्ष, बाण. पिंगलाक्ष, विकंपन ॥ ३०॥ विरूप, विकृत, मणिभद्र, बाष्कल, कपिल, दीर्घदंष्ट्र, विकट, ताम्रलोचन कालकंठ, बलीभद्र, कालजिह्व, कुटीचर, बलोन्मत्त, रणश्लाघी, दुर्जय, दुर्गम,॥ ३१॥ ३२॥ आठ भैरव, ग्यारह रुद्र, आठ वसु, बारह आदित्य॥ ३३॥ हुताशन,

पुष्पभद्रानदीतीरेवटमूलेत्रिलोचनः ॥ विषयंदेहितेपांचयुद्धंवाकुरुनिश्चितम् ॥ २६ ॥ गत्वावक्ष्यामिकिंशंभुमथतद्दूदमामपि ॥ दूतस्यवच नंश्रुत्वाशंखचूडःप्रहस्यच ॥ २७ ॥ प्रभातेऽहंगमिष्यामित्वंचगच्छेत्युवाचह ॥ सगत्वोवाचतंतूर्णवटमूलस्थमीश्वरम् ॥ २८ ॥ शंखचूड स्यवचनंतदीयंतन्मुखोदितम् ॥ एतस्मिन्नंतरेस्कंदआजगामशिवांतिकम् ॥ २९ ॥ वीरभद्रश्चनंदीचमहाकालःसुभद्रकः ॥ विशालाक्षश्चबा णश्चपिंगलाक्षोविकंपनः ॥ ३० ॥ विरूपोविकृतिश्चैवमणिभद्रश्चबाष्कलः ॥ कपिलाख्योदीर्घदंष्ट्रोविकटस्ताम्रलोचनः ॥ ३१ ॥ काल कंठोबलीभद्रःकालजिह्वःकुटीचरः ॥ बलोन्मत्तोरणश्लाघीदुर्जयोदुर्गमस्तथा ॥ ३२ ॥ अष्टौचभैरवारौद्रारुद्राश्चैकादशस्मृताः ॥ वसवोष्टौ वासवश्चआदित्याद्वादशस्मृताः ॥ ३३ ॥ हुताशनश्चचंद्रश्चविश्वकर्माश्विनौचतौ ॥ कुबेरश्चयमश्चैवजयंतोनलकूबरः ॥ ३४ ॥ वायुश्चवरुणश्चै वबुधश्चमंगलस्तथा ॥ धर्मश्चशनिरीशानःकामदेवश्चवीर्यवान् ॥ ३५ ॥ उग्रदंष्ट्राचोग्रचंडाकोटराकैटभीतथा ॥ स्वयंचाष्टभुजादेवीभद्रकाली भयंकरी ॥ ३६ ॥ रत्नेन्द्रसारनिर्माणविमानोपरिसंस्थिता ॥ रक्तवस्त्रपरीधानारक्तमाल्यानुलेपना ॥ ३७ ॥ नृत्यंतीचहसंतीचगाय न्तीसुस्वरंमुदा ॥ अभयंददातिभक्तेभ्योऽभयासाचभयंरिपुम् ॥ ३८ ॥ बिभ्रतीविकटांजिह्वांसुलोलांयोजनायताम् ॥ शंखचक्रगदापद्मखड्ग चर्मधनुःशरान् ॥ ३९ ॥ खर्परंवर्तुलाकारंगंभीरंयोजनायतम् ॥ त्रिशूलंगगनस्पर्शिशक्तिंचयोजनायताम् ॥ ४० ॥

चन्द्रमा, अश्विनीकुमार, कुबेर, यम, जयन्त, नलकूबर॥ ३४॥ वायु, वरुण, बुध, मंगल, धर्म, ईशान, बली कामदेव॥ ३५॥ उग्रदंष्ट्रा, उग्रचंडा, कोटरा, कैटभी और स्वयं अष्टभुजा भयंकरी कालिकादेवी॥ ३६॥ यह रत्नोंके सारसे निर्मित विमानोंपर स्थित थीं. लालवस्त्र पहरे लाल मालाका अनुलेपन लगाये॥ ३७॥ नाचती सुंदर सुरसे गाती हुई हँसती थी वह अभया अपने भक्तोंको अभय और शत्रुओंको भय देती थी॥ ३८॥ एकयोजनतक विस्तार होनेवाली विकट चलायमान जिह्वाको धारण किये शंख, चक्र, गदा, पद्म, खड्ग, चर्म, धनुष, शर॥ ३९॥ गोल एक योजन परिमाणका खप्पर लिये, तथा गगनस्पर्शी त्रिशूल और एकयोजन परिमाणकी शक्ति

योके सारवाले लक्षमंदिरोंसे शोभित रत्नसोपान और रत्नोंके स्तंभोसे शोभित था॥ १२॥यह देखकर पुष्पदन्तने द्वारको देखा कि,द्वारमें एक पुरुष शूल हाथमे लिये नि
युक्त है॥ १३॥जो ताम्रवर्ण पिंगललोचन बडा भयंकर है यह अपना वृत्तान्त कहकर उसकी आज्ञासे भीतर गया॥ १४॥उस द्वारको अतिक्रमणकर भीतर गया रणसम्ब
धी आह्वानमे आयेहुए दूतको सुनकर कोईभी नहीं रोकता था॥ १५॥वह भीतरके द्वारपर जाय द्वारपालसे बोला कि, युद्धका वृत्तान्त बहुत शीघ्र कहो ॥ १६॥ उसने
वहां जाकर दूतकी बात कही उसने बुलाया तब यह जाकर शंखचूडको देखने लगा॥ १७॥जो राजमण्डलके मध्यमे स्थित रत्नासिंहासनपर शोभित जिसमें मणियोके

तद्दृष्ट्वापुष्पदंतोऽपिवरंद्वारंददर्शसः ॥ द्वारेनियुक्तंपुरुषंशूलहस्तंचसस्मितम् ॥ १३ ॥ तिष्ठंतंपिंगलाक्षंचताम्रवर्णभयंकरम् ॥ कथयामास वृत्तांतंजगामतदनुज्ञया ॥ १४ ॥ अतिक्रम्यचतद्द्वारंजगामाभ्यन्तरंपुनः॥नकोऽपिरक्षतिश्रुत्वादूतरूपंरणस्यच ॥ १५ ॥ गत्वासोऽभ्यंतर द्वारंद्वारपालमुवाचह ॥ रणस्यसर्ववृत्तांतंविज्ञापयतमाचिरम् ॥ १६ ॥ सचतंकथयित्वाचदूतोगंतुमुवाचह ॥ सगत्वाशंखचूडंतंददर्शसुम नोहरम् ॥ १७ ॥ राजमंडलमध्यस्थंस्वर्णसिंहासनेस्थितम् ॥ मणीन्द्ररचितंदिव्यंरत्नदंडसमन्वितम् ॥ १८ ॥ रत्नकृत्रिमपुष्पैश्चप्रशस्तैः शोभितंसदा ॥ भृत्येनमस्तकन्यस्तंस्वर्णच्छत्रंमनोहरम् ॥ १९ ॥ सेवितंपार्षदगणैरुचिरैःश्वेतचामरैः ॥ सुवेषंसुन्दरंरम्यंरत्नभूषणभूषि तम् ॥ २० ॥ माल्येनलेपनंसूक्ष्मंसुवस्त्रंदधतंमुने ॥ दानवेंद्रैःपरिवृतंसुवेषैश्चत्रिकोटिभिः ॥ २१ ॥ शतकोटिभिरन्यैश्चभ्रमद्भिरस्त्रपाणिभिः ॥ एवंभूतंचतंदृष्ट्वापुष्पदंतःसविस्मयः ॥ २२ ॥ उवाचसचवृत्तांतंयदुक्तंशंकरेणच ॥ पुष्पदंतउवाच ॥ राजेंद्रशिवभृत्योऽहंपुष्पदंताभिधः प्रभो ॥२३॥ यदुक्तंशंकरेणैवतद्ब्रवीमिनिशामय ॥ राज्यंदेहिचदेवानामधिकारंचसांप्रतम् ॥२४॥ देवाश्चशरणापन्नादेवेशंश्रीहरिंपरम् ॥ हरिर्द त्त्वाऽस्यशूलंचतेनप्रस्थापितःशिवः ॥ २५ ॥

रचित सुन्दर दंड लगे थे ॥ १८ ॥ रत्नोके कृत्रिम मनोहर पुष्पोंसे शोभित भृत्यद्वारा मस्तकपर श्वेतछत्र धारण किये हुए ॥ १९ ॥ श्वेतचमर लिये मनोहर
पार्षदोंसे वीज्यमान रत्नोंके भूषणोसे भूषित मनोहर सुन्दर वेष किये॥ २०॥माला अनुलेपन और सुन्दर वस्त्र धारण किये अनेक सुवेष किये दानवोंसे व्याप्त ॥ २१॥
सेकडों शस्त्रधारी योधाओसे सम्पन्न इसप्रकार उसको देख पुष्पदन्त बडा विस्मित हुआ॥ २२॥और शंकरका कहा वृत्तान्त कहनेलगा. पुष्पदन्त बोला हे राजेन्द्र !
मैं पुष्पदन्तनामवाला शिवका दूत हूं॥ २३॥मै शिवजीका संदेशा कहता हूं सुनो इससमय देवताओका राज्य और अधिकार उनको देदो॥ २४॥सब देवता भगवान्

सर्वत्रव्यापक हैं ] ॥ ९२ ॥ पीछे वह देह त्यागनकर मेरीही प्रिया होगी. यह कह जगत्पतिने शिवजीको शूल दिया॥९३॥ शूल देकर भगवान् निजमंदिरमें
प्रविष्ट हुए और ब्रह्मा.शिव आदि देवता भारतवर्षमें आये॥९४ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायाम् एकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥
श्रीनारायण बोले इसप्रकार दानवोंके संहारमें ब्रह्माजी शिवको नियुक्तकर देवता शीघ्रतासे अपने स्थानको चलेगये ॥१॥चन्द्रभागा नदीके किनारे मनोहर वटमू
लमें देवताओंके निस्तारके निमित्त महादेव स्थित हुए॥२॥और गन्धर्वोंके अधिपति चित्ररथगधर्वको दूत बनाकर शीघ्रही शंखचूडके निकट भेजा॥३॥वह सर्वे
श्वरकी आज्ञासे शीघ्र उस नगरमें गये जो महेन्द्र और कुबेरके नगरसेभी उत्कृष्ट था॥४॥पांचयोजनका विस्तार दशयोजनदीर्घ स्फटिकमणियोंके समूहसे युक्त

पश्चात्सादेहमुत्सृज्यभविष्यतिममप्रिया ॥ इत्युक्त्वाजगतांनाथोददौशूलंहरायच ॥ ९३ ॥ शूलंदत्त्वाययौशीघ्रंहरिरभ्यंतरेमुदा ॥ भार
तंचययुर्देवाब्रह्मरुद्रपुरोगमाः ॥ ९४ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहा० नवमस्कंधेएकोनविंशोध्यायः ॥ १९ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ ब्रह्माशिवं
संनियोज्यसंहारेदानवस्यच ॥ जगामस्वालयंतूर्णंयथास्थानंसुरोत्तमाः ॥ १ ॥ चंद्रभागानदीतीरेवटमूलेमनोहरे ॥ तत्रतस्थौमहादेवोदे
वविस्तारहेतवे ॥ २ ॥ दूतंकृत्वाचित्ररथंगधर्वेश्वरमीप्सितम् ॥ शीघ्रंप्रस्थापयामासशंखचूडांतिकंमुदा ॥ ३ ॥ सर्वेश्वराज्ञयाशीघ्रंययौत
न्नगरंपरम् ॥ महेंद्रनगरोत्कृष्टंकुबेरभवनाधिकम् ॥ ४ ॥ पंचयोजनविस्तीर्णंदैर्घ्येतद्द्विगुणंभवेत् ॥ स्फटिकाकारमणिभिर्निर्मितंयानवेष्टित
म् ॥ ५ ॥ सप्तभिःपरिखाभिश्चदुर्गमाभिःसमन्वितम् ॥ ज्वलदग्निनिभैःशश्वत्कलितंरत्नकोटिभिः ॥ ६ ॥ युक्तंचवीथीशतकैर्मणिवेदिवि
चित्रितैः॥परितोवणिजांसौधैर्नानावस्तुविराजितैः ॥ ७ ॥ सिंदूराकारमणिभिर्निर्मितैश्चविचित्रितैः ॥ भूषितंभूषितैर्दिव्यैराश्रमैःशतकोटिभिः
॥ ८ ॥ गत्वाददर्शतन्मध्येशंखचूडालयंपरम् ॥ अतीववलयाकारंयथापूर्णेंदुमंडलम् ॥ ९ ॥ ज्वलदग्निशिखाक्ताभिःपरिखाभिश्चतसृभिः ॥
तद्दुर्गमंचशत्रूणामन्येषांसुगमंसुखम् ॥ १० ॥ अत्युच्चैर्गगनस्पर्शिमणिशृंगविराजितम् ॥ राजितंद्वादशद्वारैर्द्वारपालसमन्वितम् ॥ ११ ॥ मणी
न्द्रसारनिर्माणैःशोभितंलक्षमंदिरैः ॥ शोभितंरत्नसोपानैरत्नस्तंभविराजितम् ॥ १२ ॥

यानसे वेष्टित॥५॥सात परिखा और दुर्गमसे युक्त जलतीहुई अग्निके समान कोटिरत्नोंसे व्याप्त॥६॥मणिकी विचित्रवेदीवाली सैकडों गलियोंसे व्याप्त अनेक वस्तुओंसे
विराजित वणिकोंके महलसे व्याप्त॥७॥सिन्दूरके आकारवाली विचित्रमणियोंसे वेष्टित भूषित और दिव्य सैकडों कोटियों आश्रमोंसे कोटियों आश्रमोंसे व्याप्त
था॥८॥उसके मध्यमें शंखचूडका आश्रम था जो वलयाकार पूर्णचन्द्रमण्डलके समान था ॥ ९ ॥ अग्निकी शिखासे युक्त प्रज्वलित चार परिखासे व्याप्त वह
दुर्ग शत्रुओंको दुर्गम तथा इतरोंको सुगम था॥१०॥अतिऊंचे आकाशको छूनेवाले मणिजडित शिखरोंसे सम्पन्न बारह द्वारोंमें स्थित द्वारपालोंसे सम्पन्न॥११॥मणि

अयोग्य महातेजस्वी उस जल्पना करते गोपको बाहर करती हुई॥८०॥फिर सुदामाने उन सखियोंको ताडन किया तब राधिकाने सखियोका ताडन सुनकर रुष्ट हो यह दारुण शाप दिया अरे!तू दानवी योनिको प्राप्त होगा॥८१॥तब शापित हो रुदन करता सुदामा मुझे प्रणाम कर जाने लगा. तब नेत्रोमें जल भर कृपाकर राधाने उसको निवारण किया॥८२॥ हे वत्स! स्थित हो मत जाओ कहां जाते हो ऐसा वारंवार कहा. इसप्रकार कहकर फिर बडे खेदको प्राप्त हुई॥८३॥ सब गोपी रुदन करने लगीं और गोप भी बडे दुःखित हुए उन सबने और मैंने भी राधिकाको पीछे समझाया॥८४॥तब उसने कहा यह आधे क्षणमें शापका पालन करके आवेगा. हे सुदामा ! तुम यहां आना ऐसा कह उसको शोकसे निवारण किया स्वयं भी शोकरहित हुई॥८५॥ परन्तु गोलोकका आधाक्षण मर्त्यलोकका एक मन्व

साचतत्ताडनंतासांश्रुत्वारुष्टाशशापह ॥ याहिरेदानवींयोनिमित्येवंदारुणंवचः ॥ ८१ ॥ तंगच्छंतंशपंतंचरुदंतंमांप्रणम्यच ॥ वारयामासतुष्टासारुदतीकृपयापुनः ॥ ८२ ॥ हेवत्सतिष्ठमागच्छक्वयासीतिपुनःपुनः ॥ समुच्चार्यचतत्पश्चाज्जगामसाचविक्लवम् ॥ ८३ ॥ गोप्यश्चरुरुदुःसर्वागोपाश्चाऽपिसुदुःखिताः ॥ तेसर्वेराधिकाचाऽपितत्पश्चाद्बोधितामया ॥ ८४ ॥ आयास्यतिक्षणार्धेनकृत्वाशापस्यपालनम् ॥ सुदामंस्त्वमिहागच्छेत्युक्त्वासाचनिवारिता ॥ ८५ ॥ गोलोकस्यक्षणार्धेनचैकंमन्वंतरंभवेत् ॥ पृथिव्याजगतांधातरित्येववचनंध्रुवम् ॥ ८६ ॥ इत्येवंशंखचूडश्चपुनस्तत्रैवयास्यति ॥ महाबलिष्ठोयोगेशःसर्वमायाविशारदः ॥८७॥ ममशूलंगृहीत्वाचशीघ्रंगच्छतभारतम् ॥ शिवःकरोतुसंहारंममशूलेनरक्षसः ॥ ८८ ॥ ममैवकवचंकंठेसर्वमंगलकारकम् ॥ बिभर्त्तिदानवःशश्वत्संसारेविजयीततः ॥८९ ॥ तस्मिन्ब्रह्मन्स्थितेचैवनकोऽपिहिंसितुंक्षमः ॥ तद्याचनांकरिष्यामिविप्ररूपोऽहमेवच ॥९०॥ सतीत्वहानिस्तत्पत्न्यायत्रकालेभविष्यति ॥ तत्रैवकालेतन्मृत्युरितिदत्तोवरस्त्वया ॥ ९१ ॥ तत्पत्न्याश्चोदरेवीर्यमर्पयिष्यामिनिश्चितम् ॥ तत्क्षणेचैवतन्मृत्युर्भविष्यतिनसंशयः ॥ ९२ ॥

न्तर होता है जगत्के धाताने पृथ्वीमें ऐसाही नियम किया है ॥८६ ॥ इस प्रकार यह शंखचूड फिर वहीं आवेगा वह महाबलिष्ठ योगेश सब मायाका पंडित है ॥ ८७ ॥ यह तुम हमारा शूल ग्रहण कर शीघ्र भारतमें जाओ इस मेरे शूलसे शिवजी उस दानवका संहार करेंगे ॥८८॥ और वह दानव कंठमें मेराही सर्व मंगलकारक कवच धारण करता है इसकारण संसारमें विजयी होरहा है ॥८९॥ हे ब्रह्मन् ! जबतक उसके पास वह कवच है तबतक उसको कोई नहीं मार सकता ब्राह्मणका रूप धारणकर उसको मै मांगलूंगा॥९०॥जिस समय उसकी स्त्रीके सतीत्वकी हानि होगी उसी समय उसकी मृत्यु होगी यह वर तुमनेही दिया है॥ ९१॥ सो मैं उसकी पत्नीसे निश्चित संगम करूंगा. उसी समय उसकी मृत्यु होगी इसमे सन्देह नहीं [ जगन्निवास हरिके प्रत्यक्ष संभोगसे उनमें दोष नहीं है कारण कि,वह

शिर झुकाये सब कोई स्तुति कर रहे ॥६६॥ इसप्रकार परिपूर्णतम प्रभुको देखकर सब ब्रह्मादिक प्रणाम कर स्तुति करनेलगे ॥६७॥ उनके सर्वांग पुलकित हो
गये ऑखोंमे जलभर गद्गद कंठ हो परमभक्तिसे भयभीत हुए शिर झुकाये रहे ॥६८॥ तब जगत्के विधाताने हाथ जोडकर विनयपूर्वक हरिसे सब वृत्तान्त कहा
॥६९॥ सर्वज्ञ सर्वभावज्ञाता हरि उन सबके वचन सुन हॅसकर ब्रह्मासे रहस्य कहने लगे॥७०॥ श्रीभगवान् बोले हे ब्रह्माजी!मै शंखचूडका सब रहस्य जानता
हूं वह पहले मेरा भक्त महातेजस्वी गोप रहा है ॥७१॥ उसके वृत्तान्तका पुरातन इतिहास सुनो. गोलोकका चरित पापनाशक पुण्यकारी है॥७२॥ सुदामानाम
गोप मेरा श्रेष्ठ पार्षद था उसनेही राधाके दारुण शापसे दानवी योनि पाई है॥७३॥एक समयमे अपने स्थानसे रासमंडलमे गया और अपनी प्राणाधिक प्रिया विरजा

एवंविशिष्टंतंदृष्ट्वापरिपूर्णतमंप्रभुम् ॥ ब्रह्मादयःसुराः सर्वेप्रणम्यतुष्टुवुस्तदा ॥ ६७ ॥ पुलकांचितसर्वांगाःसाश्रुनेत्राश्चगद्गदाः ॥ भक्त्या
श्चपरयाभक्त्याभीतानम्रात्मकंधराः ॥ ६८॥ कृतांजलिपुटोभूत्वाविधाताजगतामपि ॥ वृत्तांतंकथयामासविनयेनहरेःपुरः ॥ ६९ ॥ हरिस्त
द्वचनंश्रुत्वासर्वज्ञःसर्वभाववित् ॥ प्रहस्योवाचब्रह्माणंरहस्यंचमनोहरम् ॥ ७० ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ शंखचूडस्यवृत्तांतंसर्वंजानामिपद्मज ॥
मद्भक्तस्यचगोपस्यमहातेजस्विनःपुरा ॥ ७१ ॥ शृणुतत्सर्ववृत्तांतमितिहासंपुरातनम् ॥ गोलोकस्यैवचारितंपापघ्नंपुण्यकारकम् ॥ ७२ ॥ सु
दामानामगोपश्चपार्षदप्रवरोमम॥सप्रापदानवींयोनिंराधाशापात्सुदारुणात्॥७३॥तत्रैकदाऽहमगमंस्वालयाद्रासमंडलम् ॥विरजामपिनीत्वा
चममप्राणाधिकापरा॥७४॥सामांविरजयासार्धंविज्ञायकिंकरीमुखात् ॥ पश्चात्क्रुद्धासाजगामनददर्शचतत्रमाम् ॥ ७५ ॥विरजांचनदीरूपांमां
ज्ञात्वाचतिरोहितम्॥ पुनर्जगामसादृष्ट्वास्वालयंसखिभिःसह॥७६॥मांदृष्ट्वामंदिरेदेवीसुदाम्नासहितंपुरा॥भृशंसाभर्त्सयामासमौनीभूतंचसुस्थि
रम् ॥ ७७ ॥ तच्छ्रुत्वाऽसहमानश्चसुदामातांचुकोपह ॥ सचतांभर्त्सयामासकोपेनममसन्निधौ ॥ ७८ ॥ तच्छ्रुत्वाकोपयुक्तासारक्तपंकजलो
चना ॥ बहिष्कर्तुंचकाराऽऽज्ञांसंत्रस्तंममसंसदि ॥७९ ॥ सखीलक्षंसमुत्तस्थौदुर्वारंतेजसोल्वणम्॥बहिश्चकारतंतूर्णंजल्पंतंचपुनःपुनः॥८०॥

गोपी भी संग थी ॥७४॥ उस समय राधा किंकरीके मुखसे विरजाके संग मुझे सुनकर देखनेको क्रोध किये आई परन्तु मुझे वहां न देखा॥७५॥ विरजाको
नदीरूप और मुझे अन्तर्धान जानकर तब वह फिर सखियोंके सहित अपने स्थानको गई ॥७६॥ तब वह देवी सुदामाके सहित मुझे मन्दिरमे देखकर मौन हुए
मेरी क्रोधसे भर्त्सना करने लगी ॥७७॥ यह सुनकर इस बातको न सहकर सुदामाको क्रोध हुआ और मेरे समीपही उसने क्रोधसे राधाको घुडका ॥७८॥यह
सुन्तेही राधा क्रोधसे लाल नेत्र कर उसे मेरी सभामेसे बाहर जानेकी आज्ञा दी॥७९॥ तब आज्ञा पातेही सहस्रों सखियॉ उठ खडी हुई और निवारण करनेके

जो नये चन्द्रके मण्डलकी समान चौकोन मनोहर मणीन्द्रहारसे बनी हीरोके सारसे शोभित ॥ ५४ ॥ अमूल्य रत्नोंसे खचित स्वेच्छासे हरिकी बनाई माणिक्य मालाके जालकी आभावाली मुक्ता पंक्तिसे विभूषित ॥ ५५ ॥ मण्डलाकार कोटिरत्नोके दर्पणोसे मंडित विचित्र चित्ररेखा और अनेक चित्रोसे विचित्रित ॥ ५६ ॥ पद्मरागमणियोसे रचित रुचिर मणियोके कमलोसे संयुक्त तथा स्यमन्तकमणिनिर्मित सैकडो सोपानोसे शोभित ॥ ५७ ॥ रेशमकी ग्रंथि लगे सुन्दर चन्दनके पत्ते जो इन्द्रनीलमणिके स्तंभोमें लिपट रहे थे जिससे बडी मनोहर थी ॥ ५८ ॥ उन्हीं रत्नोके पूर्णकुम्भोके समूहोसे युक्त तथा पारिजातके फूलोंकी बनी सैकडों मालाओंसे विराजित ॥ ५९ ॥ कस्तूरी, कुंकुम, महावर, सुगंधितद्रव्य चन्दनवृक्षोसे सर्वत्र संस्कार कीहुई और गंधवायुसे सुगंधित

नवेंदुमंडलाकारांचतुरस्त्रांमनोहराम् ॥ मणींद्रहारनिर्माणांहीरासारसुशोभिताम् ॥५४॥ अमूल्यरत्नखचितांरचितांस्वेच्छयाहरेः ॥ माणिक्यमालाजालाभांमुक्तापंक्तिविभूपिताम्॥५५॥मंडितांमंडलाकारैरत्नदर्पणकोटिभिः॥विचित्रैश्चित्ररेखाभिर्नानाचित्रविचित्रिताम् ॥५६॥ पद्मरागेंद्ररचितांरुचिरांमणिपंकजैः॥सोपानशतकैर्युक्तांस्यमंतकविनिर्मितैः॥५७॥पट्टसूत्रग्रंथियुक्तैश्चारुचंदनपल्लवैः ॥इंद्रनीलस्तंभवर्यैर्वेष्टितांसुमनोहराम्॥५८॥तद्रत्नपूर्णकुंभानांसमूहैश्चसमन्विताम् ॥ पारिजातप्रसूनानांमालाजालैर्विराजिताम्॥५९॥कस्तूरीकुंकुमारक्तैःसुगंधिचंदनद्रुमैः॥सुसंस्कृतांतुसर्वत्रवासितांगंधवायुना ॥ ६० ॥ विद्याधरीसमूहानांनृत्यजालैर्विराजिताम् ॥ सहस्रयोजनायामांपरिपूर्णांचकिंकरैः ॥६१॥ ददर्शश्रीहरिंब्रह्माशंकरश्चसुरैःसह ॥ वसंतंतन्मध्यदेशेयथेंदुंतारकावृतम् ॥६२॥ अमूल्यरत्ननिर्माणचित्रसिंहासनेस्थितम्॥किरीटिनंकुंडलिनंवनमालाविभूषितम् ॥६३॥ चंदनोक्षितसर्वांगंबिभ्रतंकेलिपंकजम् ॥ पुरतो नृत्यगीतंचपश्यंतंसस्मितंमुदा ॥६४॥ शांतंसरस्वतीकांतंलक्ष्मीधृतपदांबुजम्॥लक्ष्म्याप्रदत्ततांबूलंभुक्तवंतंसुवासितम्॥६५॥गंगयापरयाभक्त्यासेवितंश्वेतचामरैः॥सर्वैश्चस्तूयमानंचभक्तिनम्रात्मकंधरैः ६६

होरही ॥ ६० ॥ विद्याधरियोंके समूह नृत्य कर रहे सहस्रयोजनके विस्तारमें किंकरोसे व्याप्त ॥ ६१ ॥ इसप्रकार ब्रह्मा और शिवजीने सभामे हरिभगवान्‌का दर्शन किया जो उनके मध्य तारोमे चन्द्रमाके समान शोभित थे ॥ ६२॥ जो अमूल्य रत्नोके बने विचित्र सिंहासनपर स्थित थे किरीट कुण्डल और वनमालासे भूषित ॥ ६३ ॥ सर्वांगमे चन्दन लगाये लीला कमल हाथमें लिये आगे हँसते हुए नृत्य गीतका अवलोकन करते ॥ ६४ ॥ शान्त लक्ष्मी और सरस्वती जिनके चरणोका स्पर्श कर रही लक्ष्मीके दिये सुगंधित ताम्बूलको चाबतेहुए ॥ ६५ ॥ परमभक्तिसे गंगा श्वेतचमर कर रही और भक्तिसे

पुष्पचन्दनोंकी शय्या पुंस्कोकिलाओंके शब्द पुष्पचन्दनसे संयुक्त पुष्पचन्दनकी वायुसे सेवित॥ ३९॥ इसप्रकार उस कामुकी रामाके संग वह कामुक रमण करने लगा दानवेन्द्र और तुलसी कोई भी तृप्त नहीं हुए ॥ ४० ॥ अग्निमें पडे घीकी समान दोनोंका काम बढने लगा, तब दानवराज उसके सहित अपने आश्रममे आया ॥ ४१ ॥ फिर रम्य क्रीडागृहमें जाकर वारवार विहार करने लगा. इस प्रकार प्रतापी शंखचूडने राज्य भोगा ॥ ४२ ॥ एक मन्वन्तरपर्यंत वह राज राजेश्वर रहा. देव असुर दानवोंको॥ ४३॥ तथा गन्धर्व, किन्नर, राक्षसोंको शान्तिमें रक्खा परन्तु देवता अधिकार हरजानेसे भिक्षुककी समान विचरतेथे ॥ ४४॥ वे सब बडे दुःखी हो ब्रह्माकी सभामें गये और वारंवार अपना वृत्तान्त कहकर रोये ॥ ४५॥ तब ब्रह्मा देवताओंके साथ शंकरके स्थानमें गये और विधाताने

पुष्पचंदनतल्पेपुपुंस्कोकिलरुतश्रुते ॥ पुष्पचंदनसंयुक्तःपुष्पचंदनवायुना॥ ३९ ॥ कामुक्याकामुकःकामात्सरेमेरामयासह ॥ नहितृप्तोदानवेंद्रस्तृप्तिंनैवजगामसा ॥ ४० ॥ हविपाकृष्णवर्त्मेववधृधेमदनस्तयोः ॥ तयासहसमागत्यस्वाश्रमंदानवस्ततः ॥ ४१ ॥रम्यंक्रीडालयंगत्वाविजहारपुनःपुनः ॥ एवंसबुभुजेराज्यंशंखचूडःप्रतापवान् ॥ ४२ ॥ एकमन्वंतरंपूर्णंराजराजेश्वरोमहान् ॥ देवानामसुराणांचदानवानांचसंततम् ॥ ४३ ॥ गंधर्वाणांकिन्नराणांराक्षसानांचशांतिदः ॥ हृताधिकारादेवाश्चचरंतिभिक्षुकायथा ॥ ४४ ॥ तेसर्वेऽतिविषण्णाश्चप्रजग्मुर्ब्रह्मणःसभाम् ॥ वृत्तांतंकथयामासूरुरुदुश्चभृशंमुहुः ॥ ४५ ॥ तदाब्रह्मासुरैःसार्धंजगामशंकरालयम् ॥ सर्वेशंकथयामासविधाताचंद्रशेखरम् ॥ ४६ ॥ ब्रह्माशिवश्चतैः सार्धंवैकुंठंचजगामह ॥ दुर्लभंपरमंधामजरामृत्युहरंपरम् ॥ ४७ ॥ संप्रापचवरंद्वारमाश्रमाणांहरेरहो ॥ ददर्शद्वारपालांश्चरत्नसिंहासनस्थितान् ॥ ४८ ॥ शोभितान्पीतवस्त्रैश्चरत्नभूपणभूपितान् ॥ वनमालान्वितान्सर्वाञ्श्यामसुंदरविग्रहान् ॥ ॥ ४९ ॥ शंखचक्रगदापद्मधरांश्चैवचतुर्भुजान् ॥ सस्मितान्स्मेरवक्रास्यान्पद्मनेत्रान्मनोहरान् ॥ ५० ॥ ब्रह्मातान्कथयामासवृत्तांतंगमनार्थकम् ॥ तेऽनुज्ञांचदर्दुस्तस्मैप्रविवेशतदाज्ञया ॥ ५१ ॥ एवंपोडशद्वाराणिनिरीक्ष्यकमलोद्भवः ॥ देवैःसार्धंतानतीत्यप्रविवेशहरेःसभाम् ॥ ॥ ५२ ॥ देवर्षिभिःपरिवृतांपार्षदैश्चचतुर्भुजैः ॥ नारायणस्वरूपैश्चसर्वैःकौस्तुभभूषितैः ॥ ५३ ॥

चन्द्रशेखर विश्वेशसे सब वर्णन किया ॥ ४६॥ तब देवताओंके साथ ब्रह्मा और भगवान् शंभु वैकुंठको गये जो परमधाम बडा दुर्लभ जरामृत्युका हरनेवाला है ॥ ४७ ॥ उन हरिके स्थानके द्वारमें प्राप्तहुए वहां रत्नसिंहासनोंपर स्थित द्वारपालोंको देखा ॥ ४८॥ जो पीतवस्त्रोंमे शोभित और रत्नभूपणोंसे भूपित थे, सब वनमाला पहरे श्याम सुन्दर शरीर ॥ ४९॥ चार भुजा, शंख, चक्र, गदा, पद्म, धारण किये कमलमुख मुसकुराते हुए कमललोचन मनोहर हैं ॥ ५०॥ तब ब्रह्माने उनसे अपने आनेका वृत्तान्त कहा तब उनकी आज्ञासे ब्रह्माजी आदि भीतर गये ॥ ५१ ॥ इसप्रकार ब्रह्माजी सोलह द्वार देखतेहुए देवताओंके साथ हरिकी सभामें प्रविष्ट हुए॥ ५२॥ जो सभा देवर्षि तथा चतुर्भुजी पार्षदोंसे परिवृत थी सब नारायणस्वरूप और कौस्तुभ धारण कियेथे ॥ ५३ ॥

(बाजूबंद) और चन्द्रपत्नी रोहिणीके लाये कुंडल दिये ॥ २४ ॥ अँगूठी आदि रत्न और रतिके भूपण तथा विश्वकर्माका दियाहुआ शंख ॥ २५ ॥ विचित्र पद्मरागमणिकी बनी शय्या तथा भूपण आदि देकर राजाने हास किया ॥ २६ ॥ और उसके कबरीभारमे मंगलके भूषण बांधे और सुचित्र चंदन वल्लीरूप पत्र इसके गंडस्थलमे किये ॥ २७ ॥ तीन कर्पूरकी लेखा सुगंधित चंदन आर सब ओर विचित्र कुंकुमकी बिन्दु लगाई ॥ २८ ॥ प्रज्वलित दीपकके समान सिंदूरका तिलक किया. उसके दोनों पदकमल जो स्थल पद्मको लज्जित करते थे ॥ २९ ॥ वहां नखरेखाओंमे महावरसे चित्रित किया. फिर वह रँगाहुआ पद अपनी छातीमें रखकर॥ ३० ॥हे देवी ! मै तेरा दास हूं इसप्रकार वारंवार उच्चारण कर रत्नभूपित हाथसे उसे अपने वक्षस्थलमें कर॥ ३१॥ तपोवनको छोडकर

अंगुलीयकरत्नानिरत्याश्चकरभूपणम् ॥ शंखंचरुचिरंचित्रंयद्दत्तंविश्वकर्मणा ॥ २५ ॥ विचित्रपद्मकश्रेणींशय्यांचाऽपिसुदुर्लभाम् ॥ भूषणानिचदत्त्वाचभूपोहासंचकारह ॥ २६ ॥ निर्ममेकबरीभारेतस्यामांगल्यभूपणम् ॥ सुचित्रंपत्रकंगंडमंडलेऽस्याःसमंतथा ॥ २७ ॥ चंद्रलेखात्रिभिर्युक्तंचंदनेनसुगंधिना ॥ परीतंपरितश्चित्रंःसार्धंकुंकुमबिंदुभिः ॥ २८ ॥ ज्वलत्प्रदीपाकारंचसिंदूरतिलकंददौ ॥ तत्पादपद्मयुग्मुलेस्थलपद्मविनिंदिते ॥ २९ ॥ चित्रालक्तकरागंचनखरेषुददौमुदा ॥ स्ववक्षसिमुहुर्न्यस्यसरागंचरणांबुजम् ॥ ३० ॥ हेदेवितवदासोऽहमित्युच्चार्यपुनःपुनः ॥ रत्नभूपितहस्तेनतांचकृत्वास्ववक्षसि ॥३१॥ तपोवनंपरित्यज्यराजास्थानांतरंययौ ॥ मलयेदेवनिलयेशैलेशैलेतपोवने॥ ॥ ३२ ॥ स्थानेस्थानेऽतिरम्येचपुष्पोद्यानेचनिर्जने ॥ कंदरेकंदरेसिंधुतीरेचैवातिसुंदरे ॥ ३३ ॥ पुष्पभद्रानदीतीरेनीरवातमनोहरे ॥ पुलिनेपुलिनेदिव्येनद्यांनद्यांनदेनदे ॥ ३४ ॥ मधौमधुकराणांचमधुरध्वनिनादिते ॥ विस्पंदनेसुरसनेनंदनेगंधमादने ॥ ३५ ॥ देवोद्यानेनंदनेचचित्रचंदनकानने ॥ चंपकानांकेतकीनांमाधवीनांचमाधवे ॥३६ ॥ कुंदानांमालतीनांचकुमुदांभोजकानने ॥ कल्पवृक्षेकल्पवृक्षेपारीजातवनेवने ॥ ३७ ॥ निर्जनेकांचनेस्थानेधन्ये कांचनपर्वते ॥ कांचीवनेकिंजलकेकंचुकेकांचनाकरे ॥ ३८ ॥

राज्यकेस्थानान्तरमे आया. मलयाचल, देवस्थान, तपोवन प्रत्येक पर्वतमें॥ ३२॥ अतिरमणीय स्थान स्थान तथा निर्जन पुष्पोद्यान प्रति कन्दरा समुद्रके तट॥ ३३॥ पुष्पभद्रा नदीके किनारे जहां मनोहर जलमिश्रित पवन चलती है दिव्य पुलिन पुलिन नदी नदी नद नद मे ॥ ३४ ॥ मधुके कारण मधुकरोंकी दिव्यध्वनिसे शब्दायमान विस्पन्दन वन सुरसन वन नंदन गंधमादन॥ ३५॥ देवोद्यान नंदन चित्रचन्दन काननमे चम्पक केतकी वसन्तमें वासन्ती लताओंके वनमे ॥ ३६॥ कुमुद मालती कुमुदाम्भोजवन प्रति कल्पवृक्ष पारिजातके वन वनमें॥ ३७॥ निर्जन कांचन स्थान धन्यकांचन पर्वत कांचीवन किंजल्क कंचुक कांचनाकर॥ ३८॥

उन सुरतचतुरोंकी सुरतसे विरति न हुई अपनी अनेक लीलाओंसे सतीने स्वामीका मन हर लिया ॥ १० ॥ और उस रसभावके ज्ञाताने भी अपनी प्रियाका मन हरलिया परस्पर शरीरसंघर्षणसे राजाने उनकी छातीका और मस्तकका तिलक हरलिया ॥ ११ ॥ उसने उस प्रियाका सिन्दूर और बिन्दी हरण की उसने उसके वक्षस्थल और उरोजोंमें प्रसन्नतासे नखरेखा की ॥ १२ ॥ और प्रियाने उसके वामपार्श्वमें करभूषणकी रेखा की राजाने उसके होठोंमें दंतदंशन किया ॥ १३ ॥ उसने उसके दोनों कपोलोंमे चौगुना दन्तचिह्न किया, आलिंगन चुंबन जंघादिमर्दन ॥ १४ ॥ इसप्रकार वे दोनो परस्पर क्रीडा करनेलगे, सुरतके विरत होनेमे वे दोनो परस्पर उठकर ॥ १५ ॥ मन वांछित वेष करते हुए उसने चन्दन और रक्तकुंकुमसे उसका तिलक किया ॥ १६ ॥ और सर्वांगमें

सुरतेविरतिर्नास्तितयोःसुरतिविज्ञयोः॥ जहारमानसंभर्तुर्लीलयालीलयासती ॥ १० ॥ चेतनांरसिकायाश्चजहाररसभाववित् ॥ वक्षसश्चंदनंराज्ञस्तिलकंविजहारसा ॥ ११ ॥ सचजहारतस्याश्चसिंदूरंबिंदुपत्रकम् ॥ सतद्वक्षस्युरोजेचनखरेखांददौमुदा ॥ १२ ॥ साददौतद्वामपार्श्वेकरभूषणलक्षणम् ॥ राजातदोष्ठपुटकेददौरदनदंशनम् ॥ १३ ॥ तद्गंडयुगलेसाचप्रददौतच्चतुर्गुणम् ॥ आलिंगनंचुंबनंचजंघादिमर्दनंतथा ॥ १४ ॥ एवंपरस्परंक्रीडांचक्रतुस्तौविजानतौ ॥ सुरतेविरतेतौचसमुत्थायपरस्परम् ॥ १५ ॥ सुवेषंचक्रतुस्तत्रयद्यन्मनसिवांछितम् ॥ चंदनैःकुंकुमारक्तैःसातस्यतिलकंददौ॥१६॥ सर्वांगेसुंदरेरम्येचकारचाऽनुलेपनम् ॥ सुवासंचैवतांबूलंवह्निशुद्धेचवाससी ॥ १७ ॥ पारिजातस्यकुसुमंजरारोगहरंपरम् ॥ अमूल्यरत्ननिर्माणमंगुलीयकमुत्तमम् ॥ १८ ॥ सुंदरंचमणिवरंत्रिषुलोकेषुदुर्लभम् ॥ दासीतवाऽहमित्येवंसमुच्चार्यपुनःपुनः ॥ १९ ॥ ननामपरयाभक्त्यास्वामिनंगुणशालिनम् ॥ सस्मितातन्मुखांभोजंलोचनाभ्यांपुनःपुनः ॥२०॥ निमेषरहिताभ्यांचाऽप्यपश्यत्कामसुंदरम् ॥ सचतांचसमाकृष्यचकारवक्षसिप्रियाम् ॥ २१ ॥ सस्मितंवाससाच्छन्नंददर्शमुखपंकजम् ॥ चुचुंबकठिनेगंडेबिंबोष्ठौपुनरेवच ॥ २२ ॥ ददौतस्यैवस्त्रयुग्मंवरुणादाहृतंचयत् ॥ तदाहृतांरत्नमालांत्रिषुलोकेषुदुर्लभाम् ॥ २३ ॥ ददौमंजीरयुग्मंचस्वाहायाआहृतंचयत् ॥ केयूरयुग्मंछायायारोहिण्याश्चैवकुंडलम् ॥ २४ ॥

सुन्दर अनुलेपन किया सुवासित ताम्बूल और अग्निमे शुद्ध वस्त्र दिये ॥ १७ ॥ पारिजातके फूल जरारोगके हरनेवाले तथा अमूल्य रत्नोंसे जडी अँगूठी ॥ १८ ॥ तथा त्रिलोकीमे श्रेष्ठ सुन्दर मणियें मै तुम्हारी दासी हौ इस प्रकार वारंवार कह पहराई ॥ १९ ॥ और परमभक्तिसे अपने गुणशाली स्वामीको प्रणाम किया और हँसकर उसके मुखको वारंवार अपने नेत्रोंसे ॥ २० ॥ निमेपरहित हो सुन्दर ताकी खान देखने लगी, तब शंखचूडने उसे खैंचकर हृदयसे लगाया ॥ २१ ॥ और घूँघटमें उसका हास्ययुक्त मुखकमल देखनेलगा फिर भी उसके कपोल और बिम्बोष्ठोंको चुम्बन किया ॥ २२ ॥ और वरुणके लाये दो वस्त्र उनको दिये और उसीकी लाई त्रिलोकीमे दुर्लभ रत्नमाला दी ॥ २३ ॥ स्वाहाद्वारा अग्निसे लाये दो मंजीर नूपुर दिये सूर्यपत्नी छायाके लाये केयूर

धर्मकी मूर्तिके समान ॥ ९८ ॥ शंखचूडकी सौभाग्यशालिनी प्रियतमा पत्नी होओ. तुम रूपवान् शंखचूडके संग कुछ कालतक ॥ ९९ ॥ अनेक स्थानोंमें इच्छानुसार विहार करो इसके पीछे जब शंखचूड देहत्याग करेगा, तब तुम गोलोकमें द्विभुज श्रीकृष्ण और वैकुण्ठमे चतुर्भुज श्रीकृष्णके सहित महासुखसे अनायास विहार करसकोगी ॥ १००॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायाम् अष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ नारदजी बोले यह आपने बडा विचित्र आख्यान कहा जिसके सुननेसे किसीप्रकार मेरी तृप्ति नहीं होती है ॥ १ ॥ इसके उपरान्त जो हुआ सो हे महामते ! आप कहिये. नारायण बोले इस प्रकार ब्रह्मा आशिष दे अपने स्थानको गये ॥ २ ॥ दानवने गंधर्वविवाहसे उसको ग्रहण किया. उस समय स्वर्गमें दुंदुभी बजीं और पुष्पवर्षा हुई ॥ ३ ॥ तब

सौभाग्यासुप्रियात्वंचशंखचूडेतथाभव ॥ अनेनसार्धंसुचिरंसुंदरेणचसुंदरि ॥ ९९ ॥ स्थानेस्थानेविहारंचयथेच्छंकुरुसंततम् ॥ पश्चात्प्राप्स्यसिगोलोकेश्रीकृष्णंपुनरेवच ॥ १०० ॥ चतुर्भुजंचवैकुंठेशंखचूडेमृतेसति ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेऽष्टादशोऽध्यायः ॥ ॥ १८ ॥ नारदउवाच ॥ विचित्रमिदमाख्यानंभवतासमुदाहृतम् ॥ श्रुतेनयेनमेतृप्तिर्नकदाऽपिहिजायते ॥ १ ॥ ततःपरंतुयज्जातंतत्त्वंवद महामते ॥ नारायणउवाच ॥इत्येवमाशिषंदत्त्वास्वालयंचययौविधिः ॥ २ ॥ गांधर्वेणविवाहेनजगृहेतांचदानवः ॥ स्वर्गेदुंदुभिवाद्यंचपुष्पवृष्टिर्बभूवह ॥ ३ ॥ सरेमेरामयासार्धंवासगेहेमनोरमे॥मूर्च्छांसाप्रापतुलसीनवसंगमसंगता ॥ ४ ॥ निमग्नानिर्जलेसाध्वीसंभोगसुखसागरे ॥ चतुःषष्टिकलामानंचतुःषष्टिविधंसुखम् ॥ ५ ॥ कामशास्त्रेयन्निरुक्तंरसिकानांयथेप्सितम् ॥ अंगप्रत्यंगसंश्लेषपूर्वकंस्त्रीमनोहरम् ॥ ६ ॥ तत्सर्वंरसशृंगारंचकाररसिकेश्वरः ॥ अतीवरम्यदेशेचसर्वजंतुविवर्जिते ॥ ७ ॥ पुष्पचंदनतल्पेचपुष्पचंदनवायुना ॥ पुष्पोद्यानेनदीतीरेपुष्पचंदनचर्चिते ॥ ८ ॥ गृहीत्वारसिकोरासेपुष्पचंदनचर्चिताम् ॥ भूषितोभूषणेनैवरत्नभूषणभूषिताम् ॥ ९ ॥

वह अपने घरमें उसके साथ रमण करनेलगा और नवसंगमसे संगत होनेके कारण तुलसी मूर्च्छित होगई ॥ ४ ॥ और वह साध्वी संभोगरूपी सुखसागरमें बिना जलकेही निमग्न होगई. चौंसठ शृंगारकी कलाओंसे युक्त जो चौसठ प्रकारका सुख है ॥ ५ ॥ जो कामशास्त्रमे रसिकोंके निमित्त कहा जो अंग प्रत्यंगके श्लेषसे स्त्रीजनोंको मनोहर है ॥ ६ ॥ वह सब शृंगाररस उस रसिकेश्वरने किया, अतीव मनोहर जन्तु और हितस्थानमें ॥ ७ ॥ पुष्पचन्दनकी शय्यामें पुष्पचन्दनकी सुगन्धिद्वारा पुष्पचन्दनसे चर्चित फलोंके उद्यान और नदियोंके किनारे ॥ ८ ॥ रासमे उस पुष्पचन्दनसे चर्चिताको ग्रहण कर रत्न और भूषणोंसे भूषित ॥९॥

बेचता है, उसको कुम्भीपाक नरकमे गिरना पडता है ॥८५॥८६॥ वह पातकी उस नरकमें वास करके उस कन्याका मूत्र और मल भक्षण करके काल व्यतीत करता है वह चौदह इन्द्रोके समयपर्यन्त कृमि और काकोंके द्वारा दंशित होता है॥ इससे भी उसका निस्तार नहीं होता इस नरकके भोगनेपर फिर उसको व्याधि ग्रसित होकर मनुष्य लोकमें जन्म ग्रहणकरना पडता है. उस मनुष्यजन्ममे मांसविक्रय और मांसभार वहन करके जीविका ( निर्वाह ) करनी पडती है ॥८७॥ ॥ ८८ ॥ हे तपोधन ! जब तुलसी इस प्रकार कहकर मौन अर्थात् चुप होगई, तब ब्रह्माजीनै वहां प्रगट होकर शंखचूडसे कहा हे शंखचूड ! तुम क्यो वृथा तुलसीके संग कथोपकथनमें काल व्यतीत करते हो ॥ ८९ ॥ शीघ्र गांधर्व विवाहमे इसको ग्रहण करो तुम जैसे पुरुषरत्न हो, तुलसी भी वैसीही स्त्रीरत्न है

यःकन्यापालनंकृत्वाकरोतियदिविक्रयम् ॥ विक्रेताधनलोभेनकुंभीपाकंसगच्छति ॥ ८६ ॥ कन्यामूत्रंपुरीषंचतत्रभक्षतिपातकी ॥ कृमिभिर्दंशितःकाकैर्यावदिंद्राश्चतुर्दश ॥ ८७ ॥ तदंतेव्याधिसंयुक्तःसलभेज्जन्मनिश्चितम् ॥ विक्रीणातिमांसभारंवहत्येवदिवानिशम् ॥ ८८ ॥ इत्येवमुक्त्वातुलसीविररामतपोनिधे ॥ ब्रह्मोवाच ॥ किंकरोपिशंखचूडसंवादमनयासह ॥ ८९ ॥ गांधर्वेणविवाहेनत्वंचाऽस्याग्रहणंकुरु ॥ पुरुषेष्वसिरत्नंत्वंस्त्रीषुरत्नंत्वियंसती ॥९० ॥ विदग्धायाविदग्धेनसंगमोगुणवान्भवेत् ॥ निर्विरोधसुखंराजन्कोवात्यजतिदुर्लभम् ॥ ९१ ॥ योऽविरोधसुखत्यागीसपशुर्नाऽत्रसंशयः ॥ किंपरीक्षसित्वंकांतमीदृशंगुणिनंसति ॥९२॥ देवानामसुराणां चदानवानांविमर्दकम् ॥ यथालक्ष्मीश्चलक्ष्मीशेयथाकृष्णेचराधिका ॥९३॥यथामयिचसावित्रीभवानीचभवेयथा ॥ यथाधरावराहेचदक्षिणाचयथाऽध्वरे ॥९४ ॥ यथाऽत्रेरनसूयाचदमयंतीयथानले ॥ रोहिणीचयथाचंद्रेयथाकामेरतिःसती ॥ ९५ ॥ यथादितिःकश्यपेचवसिष्ठेरुंधतीसखी ॥ यथाऽहल्यागौतमेचदेवहूतिश्चकर्दमे ॥९६॥ यथाबृहस्पतौताराशतरूपामनौयथा ॥ यथाचदक्षिणायज्ञेयथास्वाहाहुताशने ॥ ९७ ॥ यथाशचीमहेंद्रेचयथापुष्टिर्गणेश्वरे ॥ देवसेनायथास्कंदेधर्मेमूर्तिर्यथासती ॥ ९८ ॥

॥९०॥ रसिकाके संग रसिकका समागम अतीव सुखकर होता है. हे राजन्! अनायास प्राप्त दुर्लभ सुखको कौन पुरुष छोडनेकी इच्छा करता है ॥ ९१॥ जो पुरुष उसको त्याग करता है, इस जगत्में उसकी समान पशु दूसरा कोई नही है. हे तुलसी ! तुमभी किसलिये ऐसे॥९२॥देवासुर दानव विमर्दनकारी गुणवान् पुरुषकी परीक्षा करती हो. हे वत्से! तुम,नारायणकी लक्ष्मी,कृष्णकी राधिका॥९३॥मेरी सावित्री, भव ( शिव ) की भवानी, वराहकी धरा, यज्ञकी दक्षिणा॥ ॥ ९४ ॥ अत्रिकी अनसूया, नलकी दमयन्ती, चन्द्रकी रोहिणी, कन्दर्पकी रति॥९५॥कश्यपकी अदिति,वशिष्ठजीकी अरुन्धती, गौतमकी अहल्या, कर्दमकी देवहूति ॥ ९६ ॥ बृहस्पतिकी तारा, मनुकी शतरूपा, हुताशनकी स्वाहा, यज्ञकी दक्षिणा ॥ ९७ ॥ देवेन्द्रकी शची, गणेश्वरकी पुष्टि, स्कन्दकी देवसेना और

तुलसी बोली जगतमें ऐसे पुरुषही यशस्वी होते हैं और स्त्रियें ऐसे कांतकीही सदा अभिलाषा करती हैं ॥ ७४ ॥ वास्तवमें इससमय तुम्हारे द्वारा विचारसे परास्त हुई. जो पुरुष स्त्रीजित है, वह अत्यन्त अशुचि और समाजनिन्दित है ॥ ७५ ॥ स्त्रीजित मनुष्यको पितृलोक देवलोक और गंधर्वगण पर्यन्त त्याज्यज्ञान करते है यही नहीं बरन, पिता, माता, भ्राता पर्यन्त मनहीमनमे उससे अत्यन्त घृणा करते हैं ॥ ७६ ॥ वेदमें कहा है कि, जननाशौच और मरणाशौच होनेपर ब्राह्मण दशवें, क्षत्रिय बारह दिनमे ॥७७॥ वैश्य पंद्रह दिनमे और हीनजाति शूद्रभी एक महीनेमें शुद्धिलाभ करता है. किन्तु स्त्रीजित अशुचि पुरुषका चितानलके अतिरिक्त शुद्धिका उपाय नहीं है ॥ ७८ ॥ पितृ कभी इच्छापूर्वक स्त्रीजित पुरुषका पिंड और तर्पणादि ग्रहण नहीं करते अधिक क्या देव

तुलस्युवाच ॥ एवंविधोबुधोनित्यंविश्वेषुचप्रशंसितः ॥ कांतमेवंविधंकांताशश्वदिच्छतिकामतः ॥७४॥ त्वयाऽहमधुनासत्यंविचारेणपराजिता ॥सनिंदितश्चाऽप्यशुचिर्यःपुमांश्चस्त्रियाजितः ॥७५॥ निंदंतिपितरोदेवाबांधवाःस्त्रीजितंनरम् ॥ स्त्रीजितंमनसामातापिताभ्राताचनिंदति ॥ ॥ ७६॥शुद्धोविप्रोदशाहेनजातकेमृतकेयथा ॥ भूमिपोद्वादशाहेनवैश्यःपंचदशाहतः ॥७७॥ शूद्रोमासेनवेदेषुमातृवद्धीनसंकरः ॥ अशुचिःस्त्रीजितःशुद्धचेच्चितादहनकालतः ॥७८॥ नगृह्णन्तीच्छयातस्यपितरःपिण्डतर्पणम् ॥नगृह्णन्त्येवदेवाश्चतस्यपुष्पजलादिकम् ॥ ७९ ॥ किंवाज्ञानेनतपसाजपहोमप्रपूजनैः ॥ किंविद्ययाचयशसास्त्रीभिर्यस्यमनोहृतम् ॥ ८० ॥ विद्याप्रभावज्ञानार्थंमयात्वंचपरीक्षितः ॥ कृत्वापरीक्षांकांतस्यवृणोतिकामिनीवरम् ॥ ८१ ॥ वरायगुणहीनायवृद्धायाऽज्ञानिनेतथा ॥ दरिद्रायचमूर्खायरोगिणेकुत्सितायच ॥ ८२ ॥ अत्यंतकोपयुक्तायवाऽत्यंतदुर्मुखायच ॥ पंगवेचांगहीनायचांधायबधिरायच ॥ ८३ ॥ जडायचैवमूकायक्लीबतुल्यायपापिने ॥ ब्रह्महत्यांलभेत्सोपिस्वकन्यांप्रददातियः ॥ ८४ ॥ शांतायगुणिनेचैवयूनेचविदुषेऽपिच ॥ साधवेचसुतांदत्त्वादशयज्ञफलंलभेत् ॥ ८५ ॥

ताभी उसका दिया पुष्प और जलांजलि ग्रहण करनेमे संकुचित होते है॥७९॥जिनका चित्त स्त्रियोंके अत्यन्त वशीभूत है,उनके विज्ञान, तपस्या,जप,होम,पूजा, विद्या और यशसे कोई फल उदय नहीं होता ॥८० ॥ मैंने तुम्हारा विद्यावल जाननेके लिये तुम्हारी परीक्षा की है. क्योंकि दोषगुणकी परीक्षा करके कान्तको वरण करना स्त्रियोंका अवश्य कर्तव्य है॥८१॥गुणहीन, वृद्ध, अज्ञानान्ध,दरिद्री, मूर्ख, रोगयुक्त, कुत्सिताकार, अत्यन्त कोपनस्वभाव,अत्यन्त दुर्मुख,पंगु,अंगहीन अंध,बधिर (बहरा)॥८२॥८३॥ मूक (गूंगा) जड और क्लीबतुल्य पापीको कन्यादान करनेसे ब्रह्महत्याकी समान फल लाभ होता है ॥८४॥ शान्तस्वभाव गुणवान्, विज्ञान, सच्चरित्र, युवापुरुषको कन्यादान करनेसे दश अश्वमेधयज्ञका फललाभ होता है ॥ यदि कोई कन्या पालन करके धनके लोभसे उस कन्याको

विश्वमें वह प्रशंसनीय नहीं हैं वह पुंश्चली कहकर विख्यात है ॥ ६१ ॥ जो स्त्रियें सत्त्वप्रधाना हैं वह श्रेष्ठ और प्रभासम्पन्न हैं विश्वमें वही उत्तम और साध्वी
कहकर प्रसिद्ध है ॥ ६२ ॥ वास्तवमें वह बात भी मिथ्या नहीं है पण्डितगण भी उनको उत्कृष्ट कहकर गणना करते है जिसप्रकार सत्त्वगुणात्मक अंश है इसी
प्रकार रज और तमोगुणके भेदसे अंश नानाविध हैं ॥६३॥ रजोगुणात्मिका स्त्रियोको मध्यम कहा जाता है वह केवल भोग सुखमे लालच करनेवाली संभोगके
वशीभूत और सदा स्वीय (अपने) कार्य साधनमें तत्पर है ॥६४॥ ऐसी स्त्रियें प्रायः कपटी मोहकारिणी और धर्मार्थ कार्यके बहिर्भूत होती हैं इस कारण रजोगुणा
त्मिका स्त्रिये प्रायः असती दोषमें लिप्त होती हैं॥६५॥पण्डितजन ऐसी स्त्रियोको मध्यम कहते है और तमोगुणात्मिका स्त्रियें अधम कहीगई है ॥ ६६ ॥ सद्वंशो
त्पन्न पण्डितगण कभी निर्जनमे वा गुप्तस्थानमें पराईस्त्रीके संग बात चीत नहीं करते ॥ ६७ ॥ किन्तु मैं केवल ब्रह्माकी आज्ञानुसार तुम्हारे निकट आया हूं

सत्त्वप्रधानंयद्रूपंतद्युक्तंचप्रभावतः ॥ तदुत्तमंचविश्वेषुसाध्वीरूपंप्रशंसितम् ॥ ६२ ॥ तद्वास्तवंचविज्ञेयंप्रवदंतिमनीषिणः ॥ रजोरूपंतमो
रूपंकलासुविविधंस्मृतम् ॥ ६३ ॥ मध्यमारजसश्चांशास्तास्तुभोगेषुलोलुपाः ॥ सुखसंभोगवश्याश्चस्वकार्येनिरताःसदा ॥ ६४ ॥ कपटा
मोहकारिण्योधर्मार्थविमुखाःसदा ॥ रजोरूपस्यसाध्वीत्वमतोनैवोपजायते ॥ ६५ ॥ इदंमध्यमरूपंचप्रवदंतिमनीषिणः ॥ तमोरूपंदुर्निवा
र्यमधमंतद्विदुर्बुधाः ॥६६॥ नपृच्छतिकुलेजातःपंडितश्चपरस्त्रियम् ॥ निर्जनेनिर्जलेवाऽपिरहस्यपिपरस्त्रियम् ॥ ६७ ॥ आगच्छामित्वत्समीप
माज्ञयाब्रह्मणोऽधुना ॥ गांधर्वेणविवाहेनत्वांग्रहीष्यामिशोभने॥६८॥अहमेवशंखचूडोदेवविद्रावकारकः ॥ दनुवंश्योविशेषेणसुदामाऽहंहरेः
पुरा ॥६९॥ अहमष्टसुगोपेषुगोपोऽपिपार्षदेषुच ॥ अधुनादानवेंद्रोऽहंराधिकायाश्चशापतः॥७०॥जातिस्मरोऽहंजानामिकृष्णमंत्रप्रभावतः॥
जातिस्मरात्वंतुलसीसंभुक्ताहरिणापुरा ॥ ७१ ॥ त्वमेवराधिकाकोपाज्जातासिभारतेभुवि ॥ त्वांसंभोक्तुमुत्सुकोऽहंनाऽलंराधाभयात्ततः॥७२॥
इत्येवमुक्त्वासपुमान्विरराममहामुने ॥ सस्मितंतुलसीतुष्टाप्रवक्तुमुपचक्रमे ॥ ७३ ॥

हे सुन्दरी ! इस समय गांधर्व विवाहके अनुसार तुम्हारा पाणिग्रहण करूंगा ॥६८॥ मेरा नाम शंखचूड है देवताओंतक भी मुझको देखकर भयसे भाग जाते हैं. मैं
पूर्वकालके समय सुदामा नामक ॥६९ ॥ श्रीहरिका अति प्रियतम सखा था सम्प्रति राधिकाके शापसे दानवकुलमें जन्मग्रहण किया है. मैं श्रीकृष्णका पार्षद
और आठ गोपोमे प्रधान गोप था. इससमय राधिकाके शापप्रभावसे दानवेन्द्र शंखचूड हुआ हूं ॥ ७० ॥ मैंने श्रीकृष्णके अनुग्रहसे और मंत्रके प्रभावसे जाति
स्मर होकर जन्मग्रहण कियाहै तुम भी जातिस्मरा तुलसी हो. पूर्वमें श्रीकृष्णने तुमसे संभोग कियाहै ॥७१॥ तुमने राधिकाके कोपसे भारतमे जन्म ग्रहण किया
है. मै उससमय तुमको भोग करनेके लिये अत्यन्त व्यग्र हुआ था किन्तु राधाके भयसे आशा चारितार्थ नहीं करसका ॥ ७२ ॥ हे मुनिवर ! जब शंखचूड
यह बातें कहकर मौन होगया तब तुलसी आनन्दितमन हो हँसते हँसते उससे कहने लगी ॥ ७३ ॥

रक्ताक्त एवं अति अपवित्र है ॥४८॥ भगवान् विधाताने उनको मायावी पुरुषोंकी माया और मुमुक्षु पुरुषोंको विषरूपा कहकर उत्पन्न किया है॥४९॥ हे वत्स नारद ! जब देवी तुलसी शंखचूडसे इसप्रकार कहकर मौन होगई तब वह हास्यवदन उनसे कहने लगा ॥ ५० ॥ शंखचूड बोला हे देवि ! तुमने जो कहा वह सर्वथा मिथ्या नहीं है इसमें कुछ मिथ्या और कुछ सत्य है मै इसका स्वरूप कहताहूं सुनो ॥५१॥ विधाताने सर्व विमोहन रमणीमूर्त्तिको द्विधा विभक्त करके उत्पन्न किया है तिनमें एकभाग प्रशंसनीय और एकभाग अप्रशंसनीय है ॥५२॥ लक्ष्मी सरस्वती दुर्गा सावित्री और राधा इत्यादि स्त्रियोंको सृष्टिके मूल कारण रूप में उत्पन्न किया है अतएव यह आदि सृष्टि है ॥५३॥ जो सबस्त्रियें इनके अंशसे उत्पन्न हैं वास्तवमें वह अति प्रशंसनीय कीर्त्तिस्वरूप और मंगलदायक

मायारूपामायिनांचविधिनानिर्मितापुरा ॥ विषरूपामुमुक्षूणामदृश्याऽप्यभिवांछताम् ॥ ४९ ॥ इत्युक्त्वातुलसीतंचविरामचनारद ॥सस्मितःशंखचूडश्चप्रवक्तुमुपचक्रमे ॥ ५० ॥ शंखचूडउवाच ॥ त्वयायत्कथितंदेविनचसर्वमलीककम् ॥ किंचित्सत्यमलीकंचकिंचिन्मत्तो निशामय ॥५१॥ निर्मितंद्विविधंधात्रास्त्रीरूपंसर्वमोहनम् ॥ कृत्वारूपंवास्तवंच प्रशस्यंचाऽऽप्रशंसितम् ॥५२॥ लक्ष्मीःसरस्वतीदुर्गासावित्रीराधिकादिका ॥ सृष्टिसूत्रस्वरूपाचआद्यासृष्टिर्विनिर्मिता ॥५३॥ एतासामंशरूपंचस्त्रीरूपंवास्तवंस्मृतम् ॥ तत्प्रशस्यंयशोरूपंसर्वमंगलकारकम् ॥ ५४ ॥ शतरूपादेवहूतीस्वधास्वाहाचदक्षिणा ॥ छायावतीरोहिणीचवरुणानीशचीतथा ॥ ५५ ॥ कुबेरस्यचपत्नीयाऽप्यदितिश्चदितिस्तथा ॥ लोपामुद्रानसूयाचकोटिभीतुलसीतथा ॥ ५६ ॥ अहल्याऽरुंधतीमेनातारामंदोदरीतथा ॥ दमयंतीवेदवतीगंगाचमनसातथा ॥ ५७ ॥ पुष्टिस्तुष्टिःस्मृतिर्मेधाकालिकाचवसुंधरा ॥ षष्ठीमंगलचंडीचमूर्तिश्चधर्मकामिनी ॥ ५८ ॥ स्वस्तिश्रद्धाचशांतिश्चकांतिःक्षांतिस्तथापरा ॥ निद्रातंद्राक्षुत्पिपासासंध्यारात्रिदिनानिच ॥ ५९ ॥ संपत्तिर्धृतिकीर्तीचक्रियाशोभाप्रभाशिवा ॥ यत्स्त्रीरूपंचसंभूतमुत्तमंतुयुगेयुगे॥ ६० ॥ कलाकलांशरूपंचस्वर्वेश्यादिकमेवच ॥ तदप्रशस्यंविश्वेषुपुंश्चलीरूपमेवच ॥ ६१ ॥

हैं ॥५४॥ शतरूपा, देवहूती, स्वधा, स्वाहा, दक्षिणा, छायावती, रोहिणी, वरुणानी, शची,॥५५॥कुबेर की पत्नी, दिति, अदिति, लोपामुद्रा, अनसूया, (कौटभी) कोटरी. तुलसी. ॥५६॥ अहल्या, अरुन्धती, मेना, तारा, मन्दोदरी. दमयन्ती, गंगा, मनसा॥५७॥पुष्टि, तुष्टि, स्मृति, मेधा, कालिका, वसुन्धरा, षष्ठी, वेदवती, मंगलचण्डी, धर्मकामिनी, मूर्त्ति, ॥५८॥ स्वस्ति, श्रद्धा, शान्ति, कान्ति, निद्रा, तन्द्रा, क्षुधा, पिपासा, संध्या, रात्रि, दिवा ॥ ५९॥ सम्पत्ति, धृति, कीर्ति, क्रिया, शोभा, प्रभा और शिवा इत्यादि जो सब स्त्रियें उत्पन्न होती हैं वह सब युगोमे ही श्रेष्ठ है॥६०॥स्वर्गवेश्या रमणीगण पूर्वोक्त कामिनियोंकी कला और अंशरूप हैं

करती हैं, वह वेषवान् पुरुषको देखतेही अपने कार्यसाधन करनेकी वासना करती है॥ ३७ ॥ किन्तु बाहरमें अत्यन्त यत्नसहित स्वीय सतीत्वका घोषण करतीहै
वह एकमात्र कामकी आधार हैं, वह सदा दूसरेके चित्तको आकर्षण और स्वीय कामवृत्ति चरितार्थ करनेके लिये विक्षेप व्यग्र रहतीहैं ॥ ३८ ॥ वह मुखसे नाय
कको प्रत्याख्यान करनेके उद्योग करतीहैं, किन्तु अन्तरमें रमणवासना सदा जाज्वल्यमान है नायकको अकेला पानेपर निर्लज्ज हँसती रहतीहै किन्तु बाहर लज्जा
की सीमा नहीं रहती ॥ ३९ ॥ वह नायकके सहित सङ्गत न होनेके कारणही अभिमानमे भरती है क्रोधसे अंग जलते रहते हैं और उनमें कलहबीज अंकुरित होजाता
है जब बराबर संभोगवासना चरितार्थ होती रहती हैं, तब फिर आनन्दकी सीमा नहीं रहती, किन्तु उसकी लाघवता होनेपर ही ऐसी दुःखाग्नि प्रज्वलित हो उठती
है॥ ४० ॥ मिष्टान्न और सुशीतल सलिलके कारणही गुणवान् सुरसिक सुश्री युवा पुरुष उनके एकमात्र लक्ष्यस्थल हैं ॥ ४१ ॥ वह संभोगमे चतुर सुरसिक युवाको
बाह्येस्वार्थंसतीत्वंचज्ञापयंतीप्रयत्नतः ॥ शश्वत्कामाचरामाचकामाधारामनोहरा ॥ ३८ ॥ बाह्येछलात्खेदयंतीस्वांतमैथुनमानसा ॥ कां
तंहसंतीरहसिबाह्येतीवसुलज्जिता ॥ ३९ ॥ मानिनीमैथुनाभावेकोपनाकलहांकुरा ॥ सुप्रीताभूरिसंभोगात्स्वल्पमैथुनदुःखिता ॥ ४० ॥
सुमिष्टान्नाच्छीततोयादाकांक्षंतीचमानसे ॥ सुंदरंरसिकंकांतंयुवानंगुणिनंसदा ॥ ४१ ॥सुतात्परमभिस्नेहंकुर्वंतीरसिकोपरि ॥ प्राणाधिकंप्रियत
मंसंभोगकुशलंप्रियम् ॥ ४२ ॥ पश्यंतीरिपुतुल्यंचवृद्धंवामैथुनाक्षमम् ॥ कलहंकुर्वतीशश्वत्तेनसार्धंसुकोपना ॥ ४३ ॥ वाचयाभक्षयंतीतंस
र्पआखुमिवोल्वणम् ॥ दुःसाहसस्वरूपाचसर्वदोषाश्रयासदा ॥ ४४ ॥ ब्रह्मविष्णुशिवादीनांदुःसाध्यामोहरूपिणी ॥ तपोमार्गार्गलाशश्वन्मो
क्षद्वारकपाटिका ॥४५॥ हरेर्भक्तिव्यवहितासर्वमायाकरंडिका॥संसारकारागारेचशश्वन्निगडरूपिणी ॥४६॥ इंद्रजालस्वरूपाचमिथ्याचस्व
प्नरूपिणी॥विभ्रतीबाह्यसौदर्यमधोंगमतिकुत्सितम्॥४७॥नानाविण्मूत्रपूयानामाधारंमलसंयुतम्॥दुर्गंधिदोषसंयुक्तंरक्तारक्तमसंस्कृतम्॥४८॥
पुत्रकी अपेक्षा प्राणोसे अधिक प्रियतम जानती हैं ॥४२॥ और यदि वही प्रियतम संभोगमें अपटु (मूर्ख) वा वृद्ध हो, तो उसको शत्रुके समान जानती हैं, क्रोधमे
भरी सदा उसके संग क्लेश करतीहैं॥ ४३॥ यही क्या सर्प जिसप्रकार चूहेको ग्रास करताहै, इसप्रकार वह तादृश पुरुषको ग्रास करजाती हैं, वह मूर्तिमान् दुःसाहस
और समस्त दोषोंकी आकर (खान) स्वरूप है॥४४॥ ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वरादि देवताभी उनके निकट मोहित होतेहैं यही क्या वह ऐसी मोहिनी स्त्रियोका अन्त
नहीं पासकते यह तपोमार्गकी महान् विघ्नकारी मोक्षद्वारकी कपाटस्वरूप हैं॥४५॥हरिभक्ति ऐसी स्त्रियोके निकट तीनों अवस्थामें नहीं जासकती वह मायाकी एक
मात्र आधार और संसाररूपी कारागारकी निगड ( बेडी ) स्वरूप है ॥४६॥वह ऐन्द्रजालकी विद्या और मिथ्यास्वप्नरूप है उनका बाहरी सौन्दर्य सबको मोहित
करताहै उनका आधा अंग अति कुत्सित ॥४७॥ और विष्ठा मूत्र तथा लार इत्यादि मलका एकमात्र आधार है उसमें दुर्गंध दोषकी सीमा नहीं और वह स्थान

अंगुलियोंमें श्रेष्ठ रत्नांगुलीयक शोभा पाती हैं,हे मुनिवर!शंखचूडने उस मनोहर सुशील सुन्दरी सती तुलसीको देखतेही॥२६॥समीप आय बैठकर मधुरस्वरसे कहा शंखचूड बोला हे मानिनी!हे कल्याणी ! हे कल्याणदायिनी ! तुम कौन हो किसकी कन्या हो ? ॥ २७ ॥ रमणियोंमें तुम धन्या और मान्या बोध होती हो मैं तुम्हारा मौनीभूत दास हूं मेरे संग बात चीत करो ॥२८॥ उत्सुक चित्तवाली उस वामलोचना तुलसीने अनुरागवान् शंखचूडका वचन सुनतेही हास्यमुख और नम्रवदन होकर उससे कहा ॥ २९॥तुलसी बोली महाराज !मैं वृषध्वजकी कन्या हूं तपश्चरणके अर्थ तपोवनमें आनकर तपस्यामे निमग्न रहती हूं आप कौनहैं आपकी बातोंसे क्या प्रयोजन है?आप यथेच्छ यहांसे गमन कीजिये॥३०॥शास्त्रमे सुना है कि,सद्वंशोत्पन्न पुरुष कभी सद्वंशमें उत्पन्न हुई निर्जनमें बैठी स्त्रीसे बात

उवासतत्समीपेतुमधुरंतामुवाचसः ॥ शंखचूडउवाच ॥ कात्वंकस्यचकन्याचधन्यामान्याचयोषिताम् ॥ २७ ॥ कात्वंमानिनिकल्याणिसर्वकल्याणदायिनी ॥ मौनीभूतेकिंकरेमांसंभापांकुरुसुंदरि ॥ २८ ॥इत्येवंवचनंश्रुत्वासकामावामलोचना ॥ सस्मितानम्रवदनासकामंतमुवाचसा ॥२९॥ तुलस्युवाच ॥ धर्मध्वजसुताहंचतपस्यायांतपोवने ॥ तपस्विन्यहंतिष्ठामिकस्त्वंगच्छयथासुखम् ॥ ३० ॥ कामिनीकुलजातांचरहस्येकाकिनींसतीम् ॥ नपृच्छतिकुलेजातइत्येवंमेश्रुतौश्रुतम् ॥ ३१ ॥ लंपटोऽसत्कुलेजातोधर्मशास्त्रार्थवर्जितः ॥ येनाऽश्रुतःश्रुतेरर्थःसकामीच्छतिकामिनीम् ॥ ३२ ॥ आपातमधुरांमत्तामंतकांपुरुषस्यताम् ॥ विषकुंभाकाररूपाममृतास्यांचसंततम् ॥ ३३ ॥ हृदयेक्षुरधाराभांशश्वन्मधुरभाषिणीम् ॥ स्वकार्यपरिनिष्पत्त्यैतत्परांसततंचताम् ॥ ३४ ॥ कार्यार्थेस्वामिवशगामन्यथैवाऽवशांसदा ॥ स्वांतर्मलिनरूपांचप्रसन्नवदनेक्षणाम् ॥ ३५ ॥ श्रुतौपुराणेयासांचचरित्रमतिदूषितम् ॥ तासुकोविश्वसेत्प्राज्ञःप्रज्ञावांश्चदुराशयः ॥३६ ॥ तासांकोवारिपुर्मित्रंप्रार्थयंतिनवंनवम् ॥ दृष्ट्वासुवेषंपुरुषमिच्छंतिहृदयेसदा ॥ ३७ ॥

चीत नहीं करते॥३१॥जो लम्पट,धर्मशास्त्रहीन, वेदज्ञानरहित और अकुलीन हैं,वही कामीपुरुष अकेलेमें कामिनीके संग बात चीत करनेकी अभिलाषा करते है ॥३२॥और जो स्त्रियें आपातरमणीयें कामोन्मत्त और पुरुषकी अन्तक है,पयोमुख विषपूर्ण घड़ेके समान जिनके अन्तरमें गरल और मुखमे मधुरालाप है॥३३॥ जिनके हृदय क्षुरधार और मुखमें मिष्टभाषा है जो सदा अपना कार्य साधनमे तत्पर है ॥३४॥ जो अपने कार्यके वश होकर स्वामीके वशवर्तिनी और अन्यथा स्वेच्छाचारिणी है, जिनके अन्तरमे मल भरा है किन्तु वदन और नेत्रोंमे प्रसन्नता विद्यमान रहती है ॥ ३५ ॥ श्रुति और पुराणमे जिनका चरित अतिदूषित वर्णित हुआ है, कौन विद्वान् बुद्धिमान् उन्नताशय पुरुष उनका विश्वास करता है ॥३६॥ऐसी स्त्रियोंमें शत्रु मित्रका विचार नहीं है, वह नित्य नवीन अभिलाष

विलाप करने लगी.हे वत्स नारद!देवी तुलसी यौवनकी सीमामे भरकर इसप्रकार बद्रिकाश्रममें वास करने लगी॥ १३॥इधर महायोगी शंखचूडने महर्षि जैगीषव्यसे
कृष्णमन्त्र पाय पुष्करमें सिद्धि प्राप्त करी॥ १४॥सर्वमंगलमय कवच गलेमें धारणपूर्वक ब्रह्माजीसे अपना अभिलषित वर लाभ करके ॥ १५ ॥ उनकीही आज्ञा
नुसार बद्रिकाश्रममे उपस्थित हुआ, उपस्थित होतेही शंखचूड देवी तुलसीके नेत्रपथका पथिक हुआ॥ १६॥शंखचूडके शरीरमें नवयौवनका आविर्भाव होनेसे
बोध होता था मानो मूर्त्तिमान् काम है वर्ण श्वेत चम्पकके समान और सर्वाङ्गमें रत्नमय आभूपण थे ॥ १७॥ मुखमण्डल शारदीय पूर्णचन्द्र और चक्षु पद्मपला
शकेसदृश बडे थे वह मनोहर मूर्त्ति उत्कृष्ट रत्नमय विमानमें विराजमान थी॥ १८॥दो रत्नकुण्डल गण्डस्थलपर्यन्त चलायमान थे.गलेमे पारिजातपुष्पोंकी माला

शंखचूडोमहायोगीजैगीषव्यान्मनोहरम् ॥ कृष्णमंत्रंचसंप्राप्यकृत्वासिद्धंतुपुष्करे ॥ १४ ॥ कवचंचगलेबद्ध्वासर्वमंगलमंगलम् ॥ ब्रह्मण
श्ववरंप्राप्ययत्तेमनसिवांछितम् ॥ १५ ॥ आज्ञयात्रह्मणःसोपिबदरींचसमाययौ ॥ आगच्छंतंशंखचूडंददर्शतुलसीमुने ॥ १६ ॥ नवयौव
नसंपन्नंकामदेवसमप्रभम् ॥ श्वेतचंपकवर्णाभंरत्नभूपणभूपितम् ॥ १७ ॥ शरत्पार्वणचंद्रास्यंशरत्पंकजलोचनम् ॥ रत्नसारविनिर्माण
विमानस्थंमनोहरम् ॥ १८ ॥ रत्नकुंडलयुग्मेनगंडस्थलविराजितम् ॥ पारिजातप्रसूनानांमालावंतंचसुस्मितम् ॥ १९ ॥ कस्तूरीकुंकुमायुक्तं
सुगंधिचंदनान्वितम् ॥ साद्दष्ट्वासन्निधावेनंमुखमाच्छाद्यवाससा ॥ २० ॥ सस्मितातंनिरीक्षंतीसकटाक्षंपुनःपुनः ॥ बभूवाऽतिनम्रमुखीनवसंग
मलज्जिता ॥ २१ ॥ शरदिंदुविनिंद्यैकस्वमुखेंदुविराजिता ॥ अमूल्यरत्ननिर्माणयावकावलिसंयुता ॥ २२ ॥ मणींद्रसारनिर्माणक्कणन्मंजी
ररंजिता ॥ दधतीकबरीभारंमालतीमाल्यसंयुतम् ॥ २३ ॥ अमूल्यरत्ननिर्माणमकराकृतिकुंडला ॥ चित्रकुंडलयुग्मेनगंडस्थलविराजिता ॥
॥ २४ ॥ रत्नेंद्रसारहारेणस्तनमध्यस्थलोज्ज्वला ॥ रत्नकंकणकेयूरशंखभूषणभूषिता॥२५॥रत्नांगुलीयकैर्दिव्यैरंगुल्यावलिराजिता ॥ दृष्ट्वा
तांललितांरम्यांसुशीलांसुंदरींसतीम् ॥ २६ ॥

थी ॥१९॥शरीरमें कुंकुम और सुगन्धित चन्दन लगा हुआ था.हे वत्स नारद ! देवी तुलसी शंखचूडको समीप आयाहुआ देख वस्त्रके अंचलसे अपना मुख ढक
॥२०॥हास्यवदनसे वारंवार उसके प्रति कटाक्ष विक्षेप और नव समागम पिपासाकी लज्जासे मुख नीचा करने लगी ॥२१॥ जिसका विमल मुखचन्द्र शरदके
चन्द्रमाकी शोभाका तिरस्कार करता है चरणोंमें अमूल्य रत्ननिर्मित चरणाभरण ॥२२॥ और उत्कृष्ट मणिनिर्मित नूपुर हैं, मस्तकमें सुगंधित मालतीमालासे
कबरीबन्धन है ॥२३॥कानोंमें अमूल्य रत्ननिर्मित मकराकृत विचित्र कुण्डल गण्डस्थलपर्यन्त चलायमान हैं ॥ २४॥ अमूल्य रत्नमय हारने स्तनमण्डलके
मध्यभागमें लम्बायमान होकर वक्षःस्थलको उज्ज्वल किया है. हाथोंमे रत्नमय कंकण और शंखभूषण हैं ॥२५ ॥ दोनो बाहुओंमें रत्नमय केयूर और हाथोंकी

कन्या नवयौवनसंपन्न तुलसी देवीके अत्यन्त आनन्दित होकर सुखसे शयन करने पर॥ १॥पंचशर( कामदेव )ने उनपर सम्मोहनादि पांच बाण छोडे यद्यपि चंदन लगाये होकर पुष्पशय्यापर शयनकर रही थीं,किन्तु तो भी पुष्पधन्वाके बाणोंसे उनका शरीर दग्ध होने लगा॥ २॥उनका सर्वाङ्ग रोमाञ्चित होगया,शरीर काँपने लगा नेत्र रक्तवर्ण होगये क्षणमे उद्वेग, क्षणमे मूर्च्छा॥ ३॥क्षणमें शुष्कता, क्षणमें सुखावह तन्द्रा, क्षणमें दाह,क्षणमें प्रसन्नता॥ ४॥क्षणमे चेतना और क्षणमें विषाद होने लगा कभी शय्यासे उठै कभी बैठ जाय कभी उद्वेगसे फिर निद्रा होजाती थी॥५॥क्षणमें उद्वेगसे भ्रमने लगती क्षणमे स्थित होती क्षणमें उद्वेगसे सोजाती ॥६॥ चंदनदिग्ध, पुष्पशय्या उसको कंटक होगयी अतीव सुंदर और सुखकर फल तथा सुशीतल जल उसको विषवत् होगया॥७॥वासगृह भूविवर तथा सूक्ष्म सूक्ष्म

चिक्षेपपंचबाणश्चपंचबाणांश्चतांप्रति ॥ पुष्पायुधेनसादग्धापुष्पचंदनचर्चिता ॥ २ ॥ पुलकांचितसर्वांगीकंपितारक्तलोचना ॥ क्षणंसाशुष्कतांप्रापक्षणंमूर्छामवापह ॥ ३ ॥ क्षणमुद्विग्नतांप्रापक्षणंतंद्रांसुखावहाम् ॥ क्षणंचदहनंप्रापक्षणंप्रापप्रसन्नताम् ॥ ४ ॥ क्षणंसाचेतनांप्रापक्षणंप्रापविषण्णताम् ॥ उत्तिष्ठंतीक्षणंतल्पाद्गच्छंतीनिकटेक्षणम् ॥ ५ ॥ भ्रमंतीक्षणमुद्वेगान्निवसंतीक्षणंपुनः ॥ क्षणमेवसमुद्वेगात्सुष्वापपुनरेवसा ॥ ६ ॥पुष्पचंदनतल्पंचतद्बभूवाऽतिकंटकम् ॥ विषहारिसुखंदिव्यंसुंदरंचफलंजलम् ॥ ७ ॥ निलयंचबिलाकारंसूक्ष्मवस्त्रंहुताशनः ॥ सिंदूरपत्रकंचैवव्रणतुल्यंचदुःखदम् ॥ ८ ॥ क्षणंददर्शतंद्रायांसुवेषंपुरुषंसती ॥ सुदरंचयुवानंचसस्मितंरसिकेश्वरम् ॥ ९ ॥ चंदनोक्षितसर्वांगंरत्नभूषणभूषितम् ॥ आगच्छंतंमाल्यवंतंपिबंततन्मुखांबुजम् ॥ १० कथयंतंरतिकथांब्रुवंतंमधुरंमुहुः ॥ संभुक्तवंततल्पेचसमाश्लिष्यंतमीप्सितम् ॥११॥ पुनरेवतुगच्छंतमागच्छंतंचसन्निधौ ॥यांतंक्वयासिप्राणेशतिष्ठेत्येवमुवाचसा ॥ १२ ॥ पुनश्चचेतनांप्राप्यविललापपुनःपुनः ॥ एवंसायौवनंप्राप्यतस्थौ तत्रैवनारद ॥ १३ ॥

वस्त्र हुताशनके समान बोध होनेलगे सिन्दूरबिन्दु उसको व्रणतुल्य दुःखदायक हुआ ॥८॥ वह तन्द्राके आवेशमे स्वप्न देखने लगी कि, एक सुवेश सुंदर रसिक युवा पुरुष हास्यवदनसे उनके समीप उपस्थित हुआ है ॥९॥ उसका सर्वांग चन्दन विलिप्त और उत्कृष्ट रत्नमय विभूषणोंसे विभूषित और गलेमे वनमाला विराजमान है वह आनकर मानों उनके मुखकमलका मधु पान करता है ॥१०॥ और रतिकथा तथा अन्यान्य अनेक प्रकारकी मधुर बातोंसे मिष्टालाप करता है और मानों आलिंगनपूर्वक शय्यापर शयन करके संभोगसुख आस्वादन करता है॥ ११॥ फिर संभोगके पीछे एकवार चला जाता है और फिर निकट आजाता है जानेके समय "हे प्राणेश्वर!कहां जाते हो निकट रहो" यह कहकर वह सीमन्तिनी उससे संभाषण करती है॥ १२॥ और फिर ज्योंही चेतनका संचार हुआ, उसी समय वारंवार

करके कहा. तुलसी बोली हे तात ! मै तुमसे सत्य कहती हूं कि, द्विभुज श्यामसुंदर कृष्णके प्रति जैसी भक्ति है ॥३८॥ चतुर्भुजके प्रति वैसी नहीं है यह सत्य कहती हूं. क्योंकि सहसा गोविन्दके सग मेरी रतिभंग होनेसे मेरी आशा पूर्ण नहीं हुई ॥ ३९ ॥ मै तो केवल गोविन्दके वचनसेही चतुर्भुजकी प्रार्थना करती थी अब निश्चय बोध होता है कि, आपके अनुग्रहसे फिर दुर्लभ गोविन्दको प्राप्त हूंगी ॥ ४० ॥ किन्तु हे तात ! अब मुझको राधाके भयसे कातर होना न पडे. ब्रह्माजी बोले हे वत्से ! मैं तुमको षोडशाक्षर राधामंत्र देता हूं ॥ ४१ ॥ मेरे वरसे तुम राधाकी प्राणके तुल्य स्नेहपात्र होगी तुम्हारा गुप्त विहार व्यापार फिर राधा नहीं जानसकेगी॥ ४२॥ हे सौभाग्यवती। तुम राधाके समान गोविन्दकी प्रियतमा होगी. जगत्कर्त्ता ब्रह्माजीने तुलसीसे इसप्रकार कह उनको षोडशाक्षर॥ ४३॥

सत्यंब्रवीमिहेतातनतथाचचतुर्भुजे॥अतृप्ताऽहंचगोविंदेदैवाच्छृंगारभंगतः ॥३९॥ गोविन्दस्यैववचनात्प्रार्थयामिचतुर्भुजम् ॥ त्वत्प्रसादेनगोविंदंपुनरेवसुदुर्लभम्॥४०॥ध्रुवमेवलभिष्यामिराधाभीतिंप्रमोचय ॥ ब्रह्मदेवउवाच ॥ गृहाणराधिकामंत्रंददामिषोडशाक्षरम् ॥ ४१ ॥ तस्याश्चप्राणतुल्यात्वंमद्वरेणभविष्यसि ॥ शृंगारंयुवयोर्गोप्यंनज्ञास्यतिचराधिका ॥ ४२ ॥ राधासमात्वंसुभगेगोविन्दस्यभविष्यसि ॥ इत्येवमुक्त्वादत्त्वाचदेव्यावैषोडशाक्षरम् ॥ ४३ ॥ मंत्रंचैवजगद्धातास्तोत्रंचकवचंपरम् ॥ सर्वपूजाविधानंचपुरश्चर्याविधिक्रमम् ॥ ४४ ॥ परांशुभाशिषंचैवपूजांचैवचकारसा ॥ बभूवसिद्धासादेवीतत्प्रसादाद्रमायथा ॥४५॥ सिद्धमन्त्रेणतुलसीवरंप्रापयथोदितम् ॥ बुभुजेचमहाभोगंयद्विश्वेषुचदुर्लभम् ॥४६॥ प्रसन्नमनसादेवीतत्याजतपसः क्लमम् ॥ सिद्धेफलेनराणांचदुःखंचसुखमुत्तमम् ॥ ४७॥ भुक्त्वापीत्वाचसंतुष्टाशयनंचचकारसा ॥तल्पेमनोरमेतत्रपुष्पचंदनचर्चिते ॥ ४८ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेनवमस्कन्धेनारदनारायणसंवादेतुलस्युपाख्यानेसप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥श्रीनारायणउवाच ॥ तुलसीपरितुष्टाचसुप्वापहृष्टमानसा ॥ नवयौवनसंपन्नावृषध्वजवरांगना ॥ १ ॥

राधामंत्र, स्तोत्र, कवच, पूजाविधि और पुरश्चरणके नियमका उपदेशप्रदान ॥४४॥पूर्वक यथेष्ट आशीर्वाद दिया तब तुलसीभी तदनुसार ही पूजा करनेमें प्रवृत्त हुई. लक्ष्मीके समान तुलसीनेभी इसप्रकार ब्रह्माजीके अनुग्रहसे सिद्धि लाभ की थी॥ ४५॥ सिद्धमंत्रके प्रभावसे उनको अभीष्टवर प्राप्त हुआ वह जगद्दुर्लभ अनेक भोगोमें सौभाग्यवती हुई ॥ ४६ ॥ उनका मन सुस्थिर हुआ तपस्याका क्लेश दूर होगया वास्तविक मनुष्यकी मनोकामना सिद्ध होनेपर चाहै जितना कष्टभोग क्यो न हो ? सबही सुखमें परिणत होता है॥ ४७॥ फिर उन्होंने पान, भोजन समाप्त करके पुष्प और चन्दन समायुक्त मनोहर शय्यापर शयन किया ॥४८॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तदशोऽध्यायः ॥१७॥ श्रीनारायण बोले हे वत्स नारद ! इसप्रकार तपश्चर्या समाप्तिके पीछे वृषध्वज

पतिलाभ करसकूं" ब्रह्माजीने कहा । हे वत्से तुलसी । सुदामा नामक गोप श्रीकृष्णके अंगसे उत्पन्न हुआ है ॥ २८ ॥ इस समय उस कृष्णांशरूपी अति तेजस्वी सुदामाने श्रीराधाके शापसे भारतके मध्य दानववंशमे जन्म ग्रहण किया है ॥ २९ ॥ उसका नाम शंखचूड है तीनों लोकमें उसके समान पराक्रमी दूसरा नहीं है. पूर्वकालके समय वह गोलोक धाममें तुमको देख उसका चित्त कामबाणसे जर्जरित हुआ ॥ ३० ॥ किन्तु केवल राधिकाके प्रभावसे तुमको आलिंगन करनेमें समर्थ न हुआ वही सुदामा अब जातिस्मर हुआ है ॥ ३१ ॥ हे सुन्दरि ! तुमभी जातिस्मरा हो, कोई बात भी तुमसे छिपी नहीं है. हे शोभने । तुम इस समय उसकी पत्नी होओ ॥ ३२ ॥ फिर शान्तस्वभाव मनोहरमूर्त्ति नारायणको पतिलाभ करसकोगी तुम नारायणके शाप

सांप्रतंतंपतिंलब्धुंवरयेत्वंचदेहिमे ॥ ब्रह्मदेवउवाच ॥ सुदामानामगोपश्चश्रीकृष्णांगसमुद्भवः ॥२८॥ तदंशश्चाऽतितेजस्वीलेभेजन्मचभारते ॥ सांप्रतंराधिकाशापाद्दनुवंशसमुद्भवः ॥२९॥ शंखचूडतिविख्यातस्त्रैलोक्येनचतत्समः ॥ गोलोकेत्वांपुराद्दृष्ट्वाकामोन्मथितमानसः ॥ ३० ॥ विलभितुंनशशाकराधिकायाःप्रभावतः ॥ सचजातिस्मरस्तस्मात्सुदामाभूच्चसागरे ॥ ३१ ॥ जातिस्मरात्वमपिसासर्वंजानासिसुंदरि ॥ अधुनातस्यपत्नीत्वंसंभविष्यसिशोभने ॥ ३२ ॥ पश्चान्नारायणंशांतंकांतमेववरिष्यसि ॥ शापान्नारायणस्यैवकलयादैवयोगतः ॥ ३३ ॥ भविष्यसिवृक्षरूपात्वंपूताविश्वपाविनी ॥ प्रधानासर्वपुष्पेषुविष्णुप्राणाधिकाभवेः ॥३४॥ त्वयाविनाचसर्वेषांपूजाचविफलाभवेत् ॥ वृंदावनेवृक्षरूपानाम्नावृंदावनीतिच ॥३५॥ त्वत्पत्रैर्गोपिगोपाश्चपूजयिष्यंतिमाधवम् ॥ वृक्षाधिदेवीरूपेणसार्धंकृष्णेनसंततम् ॥ ३६ ॥ विहरिष्यसिगोपेनस्वच्छंदंमद्वरेणच ॥ इत्येवंवचनंश्रुत्वासस्मिताहृष्टमानसा ॥ ३७ ॥ प्रणनामचब्रह्माणंतंचकिंचिदुवाचसा ॥ तुलस्युवाच ॥ यथा मेद्विभुजेकृष्णेवांछाचश्यामसुंदरे ॥ ३८ ॥

अंशसे ॥ ३३ ॥ विश्वपावनी तुलसी वृक्षरूपमे परिणत होगी. तुम पुष्पोंमें सर्व प्रधानपुष्प और नारायणको प्राणोंकी अपेक्षा भी प्रियतम होगी ॥ ३४ ॥ तुम्हारे पुष्पके विना किसीकी पूजाभी सिद्ध नहीं होगी. तुम वृन्दावनमें वृक्षरूप धारण करके वृन्दावनी नामसे प्रसिद्ध होगी ॥ ३५ ॥ गोप और गोपिये तुम्हारे पत्र लेकर माधवकी पूजा करेंगी तुम तुलसी वृक्षकी अधिष्ठात्री देवीरूपसे सदा गोपवर श्रीकृष्णके संग स्वच्छन्दविहार करोगी ॥३६॥ हे वत्स नारद ! देवी तुलसी ब्रह्माजीके इसप्रकार वचन सुनकर अत्यन्त आनन्दित हुई ॥ ३७ ॥ उनके मुखपर हास्यका विकास हुआ तब उन्होंने विधाताको प्रणाम

वृक्षके पत्तेमात्र आहार किये. चालीस सहस्र-वर्ष उपस्थित होनेपर वायुमात्र भक्षण करनेके कारण दिन दिन शरीर दुबला होने लगा॥ १७॥ अनन्तर दशहजार वर्ष काल एकबारही सब आहार छोड जब लक्ष्यविहीन होकर एक पैरसे खडी हुई, उसी समय कमलयोनि ब्रह्माजी ॥ १८ ॥ यह देखकर वर देनेके लिये वहां आये तब देखतेही तुलसीने तत्काल हंसवाहन चतुराननको प्रणाम किया ॥ १९ ॥ जब जगत्कर्ता विधाताने उससे कहा हे देवि तुलसी ! मनोवांछित वर मांगो॥ २०॥ तुम हरिभक्ति हारिदास्य, अजरता और अमरता इत्यादि जिस किसी अभीष्टकी प्रार्थना करोगी मै वही दूंगा. तुलसीने कहा हे तात ! इस समय मेरी जो अभिलाषा हैं, वह कहती हूं, सुनो ॥ २१॥ क्योंकि जो अंतर्यामी हैं, उनके निकट लाज करके क्या करूंगी. हे प्रभो ! मेरा नाम तुलसी गोपी है मै पूर्वकालके समय गोलोकमें अवस्थिति करती थी ॥ २२॥ और मैं कृष्णप्रिया राधिकाकी प्रिय किंकरी थी. मैने भी उसके अंशसे जन्म ग्रहण किया था उसकी सब सखियेंभी

ततोदशसहस्राब्दंनिराहाराबभूवसा॥ निर्लक्ष्यांचैकपादस्थांदृष्ट्वातांकमलोद्भवः॥ १८॥ समाययौवरंदातुंपरंबदरिकाश्रमम् ॥ चतुर्मुखंचसादृष्ट्वाननाम हंसवाहनम्॥ १९॥ तामुवाचजगत्कर्ताविधाताजगतामपि ॥ ब्रह्मोवाच ॥ वरंवृणीष्वतुलसियत्तेमनसिवांछितम् ॥ २०॥ हरिभक्तिंहरेर्दास्यमजरामरतामपि ॥ तुलस्युवाच ॥ शृणुतातप्रवक्ष्यामियन्मेमनसिवांछितम् ॥ २१ ॥ सर्वज्ञस्याऽपिपुरतःकालज्जाममसांप्रतम्॥ अहंतुतुलसीगोपीगोलोकेऽहंस्थितापुरा ॥ २२॥ कृष्णप्रियाकिंकरीचतदंशातत्सखीप्रिया ॥ गोविन्दरतिसंभुक्तामतृप्तांमांचमूर्च्छिताम् ॥ २३॥ रासेश्वरीसमागत्यददर्शरासमंडले ॥ गोविंदंभर्त्सयामासमांशशापरुषान्विता ॥ २४ ॥ याहित्वंमानवींयोनिमित्येवंचशशापह ॥ मामुवाचसगोविंदोमदंशंचचतुर्भुजम् ॥ २५ ॥ लभिष्यसितपस्तस्त्वाभारतेब्रह्मणोवरात् ॥ इत्येवमुक्त्वादेवेशोप्यंतर्धानंचकारसः ॥ २६ ॥ देव्याभियात्त्यक्त्वाप्राप्तंजन्मगुरोभुवि ॥ अहंनारायणंकांतंशांतंसुंदरविग्रहम् ॥ २७ ॥

मेरा आदर करतीथीं. मैं एकसमय रासमंडलमें गोविंदके द्वारा सम्भुक्त होकर तृप्त न होनेसे प्रायः मूर्च्छित होकर गिरपडी थी ॥ २३ ॥ इसी अवसरमें रासेश्वरी राधाने वहां आय मुझको उस अवस्थामें देख गोविंदकी भर्त्सना करी और क्रोधमें भरकर मुझको यह शाप दिया कि ॥ २४ ॥ "तू अभी भूलोकमें जाकर मानवी हो" तब गोविंदने मुझसे कहा "तेरे भारतमें जाकर तपस्या करनेपर ब्रह्मा संतुष्ट होकर वर देंगे तू उसी वरके पानेसे मेरे अंशसंभूत चतुर्भुज मूर्तिको पति लाभ करेगी" हे तात ! देवेश श्रीकृष्ण यह बात कहकर अन्तर्धान होगये ॥ २५ ॥ २६ ॥ हे गुरो! मैंने उन देवी राधाके भयसे शरीर त्यागकर इस भूमण्डलमें जन्म ग्रहण किया है. अब मेरी और कोई अभिलाषा नहीं है केवल मुझको यह वरदो "जिससे मैं शान्त कान्त सुंदरशरीर नारायणको ॥ २७ ॥

अनन्तर शुभदिन, शुभक्षण, शुभयोग, शुभलग्न, शुभअंश एवं शुभस्वामी और ग्रहयोगके उपस्थित होनेपर ॥ ७ ॥ कार्त्तिकी पूर्णिमा शुक्रवारमें लक्ष्मी अंशसं
भूत एक मनोहर कन्या उत्पन्न करी ॥८॥ कन्याका मुखमंडल शरद्के पूर्णचन्द्रमाके समान और दोनों नेत्र शारदीय कमलकी शोभा विस्तार करते थे, अधर
और ओष्ठ पक्क विम्बाफलकी शोभा प्रकाशित करते थे. कन्या उत्पन्न होतेही हास्यवदनसे सूतिकागृह ( सोवर ) को देखने लगी ॥९॥ उसके करतल (हथेली)
और पदतल( पैरके तलुए)लालवर्ण थे. नाभि गहरी और उसके निम्नदेशमे त्रिवली विराजमान तथा नितम्ब गोलाकार थे॥ १०॥शीतकालमें उस श्यामाङ्गीका
शरीर उष्णस्पर्श और ग्रीष्ममे शीतल तथा सुखस्पर्श था.केशकलाप न्यग्रोधजटाके समान लम्बे थे॥ ११॥उसका वर्ण पीतचम्पकके समान समुज्ज्वल था. वह सब

शुभेक्षणेशुभदिनेशुभयोगेचसंयुते ॥ शुभलग्नेशुभांशेचशुभस्वामिग्रहान्विते ॥ ७ ॥ कार्तिकीपूर्णिमायांतुसितवारेचपाद्मज ॥ सुषावसा
चपद्मांशांपद्मिनींतांमनोहराम् ॥ ८॥ शरत्पार्वणचंद्रास्यांशरत्पंकजलोचनाम् ॥ पक्वबिंबाधरौष्ठींचपश्यंतींसस्मितांगृहम् ॥ ९ ॥ हस्तपादत
लारक्तांनिम्ननाभिमनोरमाम् ॥ तधदस्त्रिवलीयुक्तांनितंबयुगवर्तुलाम् ॥ १० ॥ शीतेसुखोष्णसर्वांगींग्रीष्मेचसुखशीतलाम् ॥ श्यामांसुकेशीं
रुचिरांन्यग्रोधपरिमंडलाम् ॥११॥ पीतचंपकवर्णाभांसुन्दरीष्वेवसुंदरीम्॥ नरानार्यश्चतांदृष्ट्वातुलनांदातुमक्षमाः॥१२॥तेननाम्नाचतुलसींतां
वदंतिमनीषिणः ॥ साचभूमिष्ठमात्रेणयोग्यास्त्रीप्रकृतिर्यथा ॥१३॥ सर्वैर्निषिद्धातपसेजगामबदरीवनम् ॥ तत्रदेवाब्दलक्षंचचकारपरमंतपः ॥
॥१४॥मनसानारायणःस्वामीभवितेतिचनिश्चिता ॥ ग्रीष्मेपंचतपाःशीतेतोयवस्त्राचप्रावृषि ॥ १५ ॥ आसनस्थावृष्टिधाराःसहंतीतिदिवानि
शम् ॥विंशत्सहस्रवर्षंचफलतोयाशनाचसा॥ १६ ॥ त्रिंशत्सहस्रवर्षंचपत्राहारातपस्विनी ॥ चत्वारिंशत्सहस्राब्दंवाय्वाहाराकृशोदरी॥१७॥

रमणीरत्नोंमें प्रधान रत्न थी.नर और नारीगण उसके शरीरके सौन्दर्यकी तुलना देनेमें असमर्थ जानकर॥१२॥महर्षियोंने उसका तुलसीनाम रक्खा, वह उत्पन्न
होतेही योग्य स्त्री प्रकृतिके समान प्रतीयमान होनेलगी॥१३॥वारंवार सब उसको निषेध करने लगे तो भी वह तपस्याके अर्थ बदरीवनमें चलीगई.वहां उसने देवमा
नके लक्ष वर्षतक कठोर तपस्या करी॥१४॥नारायणको पतिलाभ करनाही उसकी तपस्याका प्रधान उद्देश था. वह ग्रीष्ममें पंचतपा,शीतमें सलिलस्था और वर्षाके
समय अनावृत (उघडे) स्थानमें बैठकर ॥१५॥ दिनरात धारापात सहने लगी.वीसहजार वर्ष केवल फल और जलाशनमें बीतगये ॥१६॥ तीसहजारवर्ष केवल

तुमसे वेदवतीका पवित्र उपाख्यान वर्णन किया इसके सुननेसे पापध्वंस और पुण्यका संचार होता है ॥६२॥ ऋगादि चारों वेद मूर्त्तिमान होकर वेदवतीके जिह्वाग्रमे विराजमान थे, इसी कारण उसका नाम वेदवती हुआ है ॥ ६३ ॥ यह मैंने तुम्हारे निकट कुशध्वजकी कन्या वेदवतीका वृत्तान्त वर्णन किया, अब धर्मध्वजकी कन्या तुलसीका वृत्तान्त वर्णन करता हूं सुनो ॥ ६४ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां षोडशोऽध्यायः ॥१६॥ नारायणने कहा हे वत्स नारद ! धर्मध्वजकी पत्नीका नाम माधवी था माधवी गन्धमादन पर्वतपर जाकर राजा धर्मध्वजके संग परमसुखसे विहार करने लगी॥१॥ वहां पुष्पोसे अलंकृत और चन्दन विलिप्त रतिशय्या प्रस्तुत हुई स्वयं सर्वाङ्गमें चन्दनविलेपन किया, पुष्प और चन्दन गन्धसमायुक्त सुस्निग्ध वायु सब शरीरको शीतल

सततंमूर्तिमंतश्चवेदाश्चत्वारएवच ॥ संतियस्याश्चजिह्वाग्रेसाचवेदवतीश्रुता ॥ ६३ ॥ धर्मध्वजसुताख्यानंनिबोधकथयामिते ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहा० नवमस्कन्धेषोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ धर्मध्वजस्यपत्नीचमाधवीतिचविश्रुता ॥ नृपेणसार्धसाऽऽरामेरेमेचगंधमादने ॥ १ ॥ शय्यांरतिकरींकृत्वापुष्पचंदनचर्चिताम् ॥ चंदनालिप्तसर्वांगीपुष्पचंदनवायना ॥ २ ॥ स्त्रीरत्नमतिचार्वंगीरत्नभूषणभूषिता ॥ कामुकीरसिकासृष्टारसिकेनचसंयुता ॥ ३ ॥ सुरतेविरतिर्नास्तितयोःसुरतिविज्ञयोः ॥ गतंदेववर्षशतंनज्ञातंचदिवानिशम् ॥ ४ ॥ ततोराजामतिंप्राप्यसुरताद्विररामच ॥ कामुकीसुंदरीकिंचिन्नचतृप्तिंजगामसा ॥ ५ ॥ दधारगर्भंसासद्योदैवादब्दशतंसती ॥ श्रीगर्भाश्रीयुतासाचसंबभूवदिनेदिने ॥६॥

करने लगा ॥ २ ॥ माधवी एक स्त्रीरत्न थी, उसका सर्वाङ्ग अतिमनोहर था. इसपर भी फिर सब रत्नमय भूषण पहिरे हुई थी, वह जैसी रसिका थी, नरपति भी वैसेही रसिकचूडामणि थे. बोध होताहै मानो विधाताने धर्मध्वजके लियेही अनुरूप रसिका कामुकीको उत्पन्न किया है ॥ ३ ॥ दोनोंही रतिविशारद थे, सुतरां सुरतिमें किसीकी भी विरति नहीं थी. इस कार्यके उपलक्षणमे देवमानके एक शतवर्षपर्यन्त दिनरात्रि किधर होकर बीतगये वह यह कुछभी न जानसके ॥ ४ ॥ अनन्तर नरपतिको चेत हुआ, तब वह रतिकार्यसे विरत हुए किन्तु कामातुरा सुन्दरी माधवीकी इससे कुछ भी तृप्ति न हुई ॥ ५ ॥ जो हो दैवयोगसे उसने गर्भवती होकर शतवर्ष पर्यन्त गर्भधारण किया गर्भमे लक्ष्मीका आविर्भाव हुआ, इस कारण दिन दिन शरीरकी कान्ति बढने लगी ॥ ६ ॥

त्रेतायुगमें जनककन्या रूपसे रामपत्नी ॥५२॥ और द्वापरमें उसकी छाया द्रुपदात्मजा द्रौपदीनामसे उत्पन्न हुई यह सत्य, त्रेता और द्वापर इन तीन युगोंमे विद्यमान रहती है इस कारण उनको त्रिहारिणी कहते हैं॥५३॥ देवर्षि नारदने नारायणसे कहा हे मुनिपुंगव!हे सन्देहभंजन ! द्रौपदीके पांच पति क्यों हुए इस विषयमें मुझको महान् संशय उपस्थित हुआ है, अतएव आप मेरा संशय छेदन कीजिये॥५४॥ नारायण बोले हे देवर्षे ! जब लंकापुरीमें प्रकृत सीता रामके समीप उपस्थित हुई तब अग्निदत्ता छायारूपी नवयौवना सीताके अत्यन्त व्याकुल होनेपर॥५५॥अग्निदेव और श्रीरामचन्द्रजी दोनोने उसको पुष्करमें जाय शंकरकी आराधना करनेकी अनुमति दी अनन्तर छायारूपी सीताने पुष्करमें तपस्या करते करते कामातुर और श्रेष्ठ पति प्राप्त होनेके लिये अत्यन्त व्यग्र हो श्रीमहादेवजीके

तच्छायाद्रौपदीदेवीद्वापरेद्रुपदात्मजा ॥ त्रिहायणीचसाप्रोक्ताविद्यमानायुगत्रये ॥५३॥ नारदउवाच ॥ प्रियाःपंचकथंतस्याबभूवुर्मुनिपुंगव ॥ इतिमच्चित्तसंदेहंभंजसंदेहभंजन॥५४॥ नारायणउवाच ॥ लंकायांवास्तवीसीतारामंसंप्रापनारद ॥ रूपयौवनसंपन्नाछायाचबहुचिंतया॥५५॥ रामाग्न्योराज्ञयातप्तमुपास्तेशंकरंपरम् ॥ कामातुरापतिव्यग्राप्रार्थयंतीपुनःपुनः ॥५६॥पतिंदेहिपतिंदेहिपतिंदेहित्रिलोचन ॥ पतिंदेहिपतिंदेहि पंचवारंचकारसा ॥५७॥ शिवस्तत्प्रार्थनांश्रुत्वाप्रहस्यरसिकेश्वरः ॥ प्रियेतवप्रियाःपंचभविष्यंतिवरंददौ॥५८॥तेनसापांडवानांचबभूवकामिनीप्रिया ॥ इतितेकथितंसर्वंप्रस्तावंवास्तवंशृणु ॥ ५९ ॥ अथसंप्राप्यलंकायांसीतांरामोमनोहराम् ॥ बिभीषणायतांलंकांदत्त्वाऽयोध्यांययौ पुनः ॥ ६० ॥ एकादशसहस्राब्दंकृत्वाराज्यंचभारते ॥ जगामसर्वैर्लोकैश्चसार्धंवैकुंठमेवच ॥ ६१ ॥ कमलांशावेदवतीकमलायांविवेशसा ॥ कथितंपुण्यमाख्यानंपुण्यदंपापनाशनम् ॥ ६२ ॥

निकट वारंवार ॥५६॥ अर्थात् पांचवार "मुझको पतिप्रदान करो" कहकर प्रार्थना करी ॥५७॥ रसिकचूडामणि शिवजीने यह कामना सुनकर "हे प्रिये ! तुम पांच पति प्राप्त करोगी" यह कहकर उसको वर दिया॥५८॥इसी कारण वह पांच पांडवोंकी प्रियतम भार्या हुई थीं. हे वत्स नारद!यह मैंने तुम्हारे निकट विस्तार सहित सब विषय वर्णन किया,अब दूसरी वास्तविक कथा वर्णन करता हूं सुनो॥५९॥ लंकाका युद्ध समाप्त होनेपर श्रीरामचन्द्रजी अपनी मनोहारिणी प्रियतमा पत्नी सीताको पाय विभीषणको लंकाके राज्यसिंहासनपर बैठाय स्वयं फिर अयोध्यामे आये ॥६०॥ फिर ग्यारह हजार वर्षपर्यन्त भारतमें आधिपत्य विस्तार कर अन्तमें फिर सब प्रजाओंके सहित वैकुण्ठधाममे उपस्थित हुये॥६१॥ लक्ष्मीके अंशसे उत्पन्न वेदवती भी कमलाके शरीरमे विलीन हुई. हे वत्स यह मैंने

लंकापुरीको चलागया ॥४१ ॥ ४२ ॥ इस ओर श्रीरामचन्द्रजी वनमें लक्ष्मणको आया हुआ देख विषादसागरमें निमग्न हुए और काल व्यतीत न कर अपने आश्रममें आय फिर सीताको न देखा ॥४३॥ तब तत्काल मूर्च्छित होकर पृथ्वीपर गिरगये बहुत देर पीछे चेत होनेपर विलाप करते करते इधर उधर उसकी खोजमें विचरने लगे ॥ ४४ ॥ कुछ दिनों पीछे गोदावरीके तटपर उसकी सुधि पाय वानरसैन्यकी सहायतासे समुद्रमें पुल बाँधा ॥ ४५ ॥ फिर सेनासहित लंकामें प्रवेश करके बाणोंके द्वारा रावणको बांधवोंसहित मारडाला॥४६॥ अनन्तर सीताकी अग्निपरीक्षाका समय उपस्थित हुआ तिस काल हुताशनने श्रीराम

गतेचलक्ष्मणेरामंरावणोदुर्निवारणः ॥ सीतांगृहीत्वाप्रययौलंकामेवस्वलीलया ॥ ४२ ॥ विषसादचरामश्ववनेदृष्ट्वाचलक्ष्मणम् ॥ तूर्णंच स्वाश्रमंगत्वासीतांनैवददर्शसः ॥ ४३ ॥ मूर्च्छांसंप्रापसुचिरंविललापभृशंपुनः ॥ पुनःपुनश्चबभ्राम तदन्वेषणपूर्वकम् ॥ ४४ ॥ कालेन प्राप्यतद्वार्तांगोदावरीनदीतटे ॥ सहायान्वानरान्कृत्वाबबंधसागरंहरिः ॥ ४५ ॥ लंकांगत्वारघुश्रेष्ठोजघानसायकेनच ॥ कालेनप्राप्यतंहत्वारावणंबांधवैःसह ॥ ४६ ॥ तांचवह्निपरीक्षांचकारयामाससत्वरम् ॥ हुताशस्तत्रकालेतुवास्तवींजानकींददौ ॥ ४७ ॥ उवाचछायावह्निंचरामंचविनयान्विता ॥ करिष्यामीतिकिमहंतदुपायंवदस्वमे ॥ ४८ ॥ श्रीरामाग्नीऊचतुः ॥ त्वंगच्छतपसेदेविपुष्करंचसुपुण्यदम् ॥ कृत्वातपस्यांतत्रैवस्वर्गलक्ष्मीर्भविष्यसि ॥ ४९ ॥ साचतद्वचनंश्रुत्वाप्रतप्यपुष्करेतपः दिव्यंत्रिलक्षवर्षंचस्वर्गलक्ष्मीर्बभूवह ॥ ५० ॥ साचकालेनतपसायज्ञकुंडसमुद्भवा ॥ कामिनीपांडवानांचद्रौपदीद्रुपदात्मजा ॥ ५१ ॥ कृतेयुगेवेदवतीकुशध्वजसुताशुभा ॥ त्रेतायांरामपत्नीचसीतेतिजनकात्मजा ॥ ५२ ॥

चन्द्रजीके हाथमें प्रकृत सीताको समर्पण किया ॥ ४७ ॥ तब छायासीताने विनीतभावसे अग्नि और श्रीरामचन्द्रजीसे कहा हे प्रभो ! अब मैं क्या करूं इसका उपाय बताइये ॥४८॥ अग्नि और श्रीरामचन्द्रजी दोनोंने छायासीतासे कहा हे देवि! तुम तपआचरणके लिये पुण्यप्रद पुष्करतीर्थमें जाओ वहां कुछ काल तप करके सहजमें ही स्वर्गलक्ष्मी होसकोगी ॥ ४९ ॥ छायारूपी सीता यह बात सुन, दिव्य तीन लाखवर्षपर्यन्त पुष्करमें तपस्या कर स्वर्गलक्ष्मी हुई ॥ ५० ॥ अन्तमें यह स्वर्गलक्ष्मीही एकसमय यज्ञकुण्डसे उत्पन्न हुई यही द्रुपदकी कन्या होकर पांच पांडवोंकी पत्नी हुई थी॥५१॥वही सत्ययुगमें कुशध्वजकी कन्या वेदवती

समीप रक्खो॥ ३१॥जब सीताकी परीक्षाका समय उपस्थित होगा,तब मैं इसको पुनर्वार तुम्हैं समर्पण करूंगा. देवताओंने मिलकर मुझे तुम्हारे पास भेजा है मैं यथार्थमे ब्राह्मण नहीं हूं मैं अग्नि हूं॥ ३२॥श्रीरामचन्द्रजी अग्निके वचन सुनकर उनमें सम्मत हुए,किन्तु उनका हृदय विदीर्ण होने लगा उन्होने लक्ष्मणजीसे यह सब बात कुछ न कही॥ ३३॥अग्निने योगबलसे मायासीताको उत्पन्न किया.हे वत्स नारद!वह मायासीता सब अंगोंमें प्रकृत सीताके समान हुई,तब उन्होंने वह मायारूपी सीता श्रीरामचंद्रजीके हाथमे समर्पण करी॥ ३४॥हुताशन प्रकृत सीताको ग्रहणपूर्वक "यह बात किसी प्रकार भी दूसरेके निकट प्रकाशित न हो" यह कहकर चलेगये.इधर दूसरेकी बात तो क्या कहै,लक्ष्मणभी उस बातको कुछ न जानसके ॥ ३५॥ एकदिन सहसा एक सुवर्णमृग श्रीरामचंद्रजीको दिखाई दिया सीताने उस सुवर्णमृगके लिये यत्नपूर्वक श्रीरामचंद्रजीको भेजा॥ ३६॥सुतरां वनमे सीताकी रक्षाके लिये लक्ष्मणजीको वहांरख स्वयं शीघ्रतासहित वहां

दास्यामिसीतांतुभ्यंचपरीक्षासमयेपुनः ॥ देवैःप्रस्थापितोऽहंचनचविप्रोहुताशनः ॥३२॥रामस्तद्वचनंश्रुत्वानप्रकाश्यचलक्ष्मणम् ॥ स्वीकारंवचसश्चक्रेहृदयेनविदूयता ॥ ३३ ॥ वह्नियोंगेनसीतायामायासीतांचकारह ॥ तत्तुल्यगुणसर्वांगांददौरामायनारद॥३४॥ सीतांगृहीत्वासयौगोप्यंवक्तुंनिषिध्यच ॥ लक्ष्मणोनैवबुबुधेगोप्यमन्यस्यकाकथा ॥ ३५ ॥ एतस्मिन्नंतरेरामोददर्शकानकंमृगम् ॥ सीतातंप्रेरयामासतदर्थं यत्नपूर्वकम् ॥ ३६ ॥ संन्यस्यलक्ष्मणंरामोजानक्यारक्षणेवने ॥ स्वयंजगामतूर्णंतंविव्याधसायकेनच ॥३७॥ लक्ष्मणेतिचशब्दंसकृत्वाचमाययामृगः ॥ प्राणांस्तत्याजसहसापुरोदृष्ट्वाहरिंस्मरन् ॥ ३८ ॥ मृगदेहंपरित्यज्यदिव्यरूपंविधायच ॥ रत्ननिर्माणयानेनवैकुंठंसजगामह ॥ ॥ ३९ ॥ वैकुंठलोकद्वार्यासीत्किंकरोद्वारपालयोः ॥ पुनर्जगामतद्वारमादेशाद्वारपालयोः॥४०॥अथशब्दंचसाश्रुत्वालक्ष्मणेतिचविक्लवम् ॥ तंहिसाप्रेरयामासलक्ष्मणंरामसन्निधौ ॥ ४१ ॥

जाय एक बाणसे उस स्वर्णमृगको वींध डाला ॥ ३७॥ विद्ध होतेही उस मायामृगने "हा लक्ष्मण" कहकर ऊंचे स्वरसे चीत्कार करके सामने खडे हरिका दर्शन और हरिनाम स्मरण करते करते प्राणत्याग किया ॥ ३८॥ तब उसका वह मृगदेह दूर होकर दिव्यमूर्त्तिका आविर्भाव हुआ. वह रत्ननिर्मित विमानमें चढकर वैकुण्ठ धाममें गया ॥ ३९॥ यह मायामृग पूर्वमें वैकुण्ठके दो द्वारपालोका किंकर था, किन्तु कार्यवश राक्षसयोनि पाई थी, इस समय भगवान् भक्तहितकारी असुरारी कौसल्यानन्दवर्द्धक श्रीरामचन्द्रजीके हाथसे मृत्युको प्राप्त हो फिर उन्हीं वैकुण्ठके दोनों द्वारपालोंका किंकर हुआ ॥ ४०॥इधर देवी सीताने "हा लक्ष्मण!" यह आर्त्तनाद सुनतेही अत्यन्त कातर हो लक्ष्मणको श्रीरामचन्द्रजीके निकट भेजा, लक्ष्मणके आश्रमसे बाहर होतेही दुर्निवार रावण सीताको लेकर अत्यानन्दसे

रावणसे यह बात कहकर योगबलसे देहत्याग किया, तब रावण वेदवतीका वह देह गंगाके जलमे डालकर अपने भवनको चलागया॥१९॥किन्तु "क्या आश्चर्य
देखा" इस रमणीने किस अद्भुत कार्यका अनुष्ठान किया ?रावण वारंवार यह चिन्ता करके विलाप करने लगा ॥२०॥ हे वत्स ! पवित्रस्वभाव यह वेदवतीने
ही एक समयमे जनकात्मजा सीता होकर जन्मग्रहण किया था, इस सीताके निमित्तही रावण वंशसमेत मृत्युको प्राप्त हुआ है॥२१॥इस तपस्विनीनेही जन्मांतरीय
तपके प्रभावसे रामचन्द्ररूपी पूर्णतम हरिको पतिलाभ ॥२२॥ और बहुत कालतक उन दुराराध्य जगत्पतिके संग परमसुखसे काल बिताया ॥२३॥ उन्होंने
जातिस्मरा होनेपर भी पूर्वजन्मकृत कठोर तपस्याका क्लेश कुछ भी अनुभव नहीं किया, क्योंकि कष्ट सफल होनेपर कष्टको कष्ट कहकर बोध नहीं किया जाता ॥
॥२४॥ नययौवना सीता सुकुमार शान्त सुरसिक सर्वप्रधान देवस्त्रियोंमे मनोहर गुणवान् अभिलषित पतिलाभ करनेसे बहुत काल अनेक प्रकारके सौभाग्य सुख

अहोकिमद्भुतंदृष्टंकिंकृतंवानयाऽधुना ॥ इतिसंचित्यसंचित्यविललापपुनःपुनः ॥ २० ॥ साचकालांतरेसाध्वीबभूबजनकात्मजा ॥ सीतादे
वीतिविख्यातायदर्थेरावणोहतः ॥ २१ ॥ महातपस्विनीसाचतपसापूर्वजन्मतः ॥ लेभेरामंचभर्तारंपरिपूर्णतमंहरिम् ॥ २२ ॥ संप्रापत
पसाराध्यंदुराराध्यंजगत्पतिम् ॥ सारमासुचिरंरेमेरामेणसहसुंदरी ॥ २३ ॥ जातिस्मरानस्मरतितपसश्चक्लमंपुरा ॥ सुखेनतज्जहौसर्वंदुःखचाऽ
पिसुखंफले ॥ २४ ॥ नानाप्रकारविभवंचकारसुचिरंसती ॥ संप्राप्यसुकुमारंतमतीवनवयौवना ॥२५॥ गुणिनंरसिकंशांतंकांतंदेवमनुत्तमम् ॥
स्त्रीणांमनोज्ञंरुचिरंतथालेभेयथेप्सितम् ॥ २६ ॥ पितुःसत्यपालनार्थंसत्यसंधोरघूद्वहः ॥ जगामकाननंपश्चात्कालेनचबलीयसा ॥ २७ ॥
तस्थौसमुद्रनिकटेसीतयालक्ष्मणेनच ॥ ददर्शतत्रवह्निंचविप्ररूपधरंहरिः ॥ २८ ॥ रामंचदुःखितंदृष्ट्वासचदुःखीबभूवह ॥ उवाचकिंचित्सत्येष्टं
सत्यंसत्यपरायणः ॥ २९ ॥ द्विजउवाच ॥ भगवच्छ्रूयतांरामकालोऽयंयदुपस्थितः ॥ सीताहरणकालोऽयंतवैवसमुपस्थितः ॥ ३० ॥ दैवंच
दुर्निवार्यंचनचदैवात्परोबली ॥ जगत्प्रसूंमयिन्यस्यछायांरक्षांतिकेऽधुना ॥ ३१ ॥

भोग करने लगी॥२५॥२६॥किन्तु बलवान्कालकी गति दुर्निवार है. कालके प्रभावसे पिताका सत्यपालन करनेके निमित्त उन सत्यप्रतिज्ञ रघुकुलधुरंधर श्रीरा
मचंद्रजीको वनवासका आश्रय लेना पडा॥२७॥वह सीता और लक्ष्मणके संग समुद्रके तटपर वास करने लगे. एक समय हुताशन ( अग्नि ) ब्राह्मणका वेषधारण
करके उनके समीप आये॥२८॥ब्राह्मणरूपी वैश्वानर श्रीरामचन्द्रजीको दुःखित देखकर स्वयं दुःखित हुए और उन्हीं सत्यपरायण हुताशनने सत्यस्वरूप रामचंद्र
जीसे कहा॥२९॥द्विज बोले हे भगवन् श्रीरामचंद्रजी!जैसा समय आया है सो कहता हूं सुनो,तुम्हारी सीता हरीजानेका समय उपस्थित है॥३०॥ दैवकी गति
दुर्निवार है, दैवसे बलवान् दूसरा अन्य कोई नहीं है. इस कारण तुम जगज्जननी सीताको मेरे हाथमें समर्पण करो और इस छायारूपी सीताको अपने

यह बात सुनतेही वेदवतीके आनंदकी सीमा न रही, वह फिर गंधमादन पर्वतके निर्जनप्रदेशमे बैठकर तप करने लगी ॥१०॥ बहुत काल तपस्या करते
एक दिन दुर्निवार रावण अतिथिवेषमें वहां उपस्थित हुआ ॥११॥ वेदवतीने देखतेही अतिथिभक्तिवशतः उसको पैर धोनेको जल, स्वादिष्ठ फल और
पानी दिया ॥१२॥ पापिष्ठने आतिथ्य स्वीकारपूर्वक उसके समीप बैठकर पूछा कि हे कल्याणि ! तुम कौन हो ? ॥ १३ ॥ वह दुराचारी उस (
म्बवाली ) पीनपयोधरसम्पन्न शरत्पंकजवदना हास्यमुखी सुदती सुन्दरीको देखकर ॥ १४ ॥ कामबाणसे जर्जरित होगया और बाह
एकबारही तिरोहित होगया और वह पापाशय वेदवतीको आकर्षण करके बलात्कार करनेमें उद्यत हुआ ॥ १५ ॥ सती वेदवतीने यह

इतिश्रुत्वाचसाहृष्टाचकारहपुनस्तपः ॥ अतीवनिर्जनस्थानेपर्वतेगंधमादने ॥ १० ॥ तत्रैवसुचिरंतस्वाविश्वस्यसमुवाससा ॥ ददर्शपुरतस्तत्र
रावणंदुर्निवारणम् ॥ ११ ॥ दृष्ट्वासाऽतिथिभक्त्याचपाद्यंतस्मैददौकिल ॥ सुस्वादभूतंचफलंजलंचाऽपिसुशीतलम् ॥ १२ ॥ तच्चभुक्त्वा
सपापिष्ठश्चोवासतत्समीपतः ॥ चकारप्रश्नमितितांकात्वंकल्याणिवर्तसे ॥ १३ ॥ तांदृष्ट्वासवरारोहांपीनश्रोणिपयोधराम् ॥ शरत्पद्मोत्सवा
स्यांचसस्मितांसुदतींसतीम् ॥ १४ ॥ मूर्च्छामवापकृपणःकामबाणप्रपीडितः ॥ सकरेणसमाकृष्य्शृंगारंकर्तुमुद्यतः ॥ १५ ॥ सतीचुकोप
दृष्ट्वातंस्तंभितंचचकारह ॥ सजडोहस्तपादैश्चकिंचिद्वक्तुंनचक्षमः ॥ १६ ॥ तुष्टावमनसादेवींप्रययौपद्मलोचनाम् ॥ सातुष्टातस्यस्तवनंसुकृतं
चचकारह ॥ १७ ॥ साशशापमदर्थेत्वंविनंक्ष्यसिसबांधवः ॥ स्पृष्टाऽहंचत्वयाकामाद्बलंचाऽप्यवलोकय ॥ ॥ १८ ॥ इत्युक्त्वासाचयोगे
नदेहत्यागंचकारसा ॥ गंगायांतांचसंन्यस्यस्वगृहंरावणोययौ ॥ १९ ॥

देखकर कुपित हो अपने तपके प्रभावसे उसको स्तम्भित किया, अधिक क्या वह जडके समान बैठा रहा उसको हाथ पैरादि चलाने वा बोलनेकी
भी सामर्थ्य न रही ॥ १६ ॥ तब दुरात्मा मनहीमनमें पद्मपलाशलोचना सती वेदवतीका स्तव करने लगा, पराशक्तिकी स्तुति कभी व्यर्थ होने
वाली नहीं है, उन्होंने संतुष्ट होकर उसको परलोकप्रद सुकृति प्रदान की ॥ १७ ॥ किन्तु उसके द्वारा यह शाप दिया गया "जब तैंने कामके वशीभूत होकर
मेरे अंगको स्पर्श किया है तब मेरे लियेही तुझको वंशसहित ध्वंस होना पडेगा, इस समय मेरी कितनी सामर्थ्य है देख" ॥ १८ ॥ हे वत्स नारद ! वेदवतीने

तुम भी अपने अपने स्थानको जाओ ॥ ५० ॥ हे वत्स नारद! भगवान् विष्णु इसप्रकार कहकर भार्याके सहित सभासे अन्तःपुरमें चलेगये और देवताओंने भी परमानन्दसे अपने अपने स्थानको प्रस्थान किया ॥ और इस ओर पूर्णतम महादेवजी भी तपस्या करनेके लिये तत्काल वहांसे चले गये ॥ ५१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ ॥ नारायणने कहा हे देवर्षे ! धर्मराज और कुशध्वज दोनोंने घोर तपस्याद्वारा लक्ष्मीकी आराधना करके उनसे अभिमत ( वांछित ) वरलाभ किया ॥ १ ॥ इस वरसे वह फिर पृथ्वीश्वर होगये, उनके पुण्यकी सीमा न रही दोनोंही पुत्रमुख देखनेमे अधिकारी हुए ॥ २ ॥ कुशध्वजकी पत्नीका नाम मालावती था सती मालावतीने बहुत कालके पीछे कमलाका अंश स्वरूप एक कन्या उत्पन्न की ॥ ३ ॥

इत्युक्त्वाचसलक्ष्मीकःसभातोऽभ्यंतरंगतः ॥ देवाजग्मुःसंप्रहृष्टाःस्वाश्रमंपरमंमुदा ॥ ५१ ॥ शिवश्चतपसेशीघ्रंपरिपूर्णतमोययौ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेनारायणनारदसंवादेशक्तिप्रादुर्भावेपंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ लक्ष्मींतौचसमाराध्यचोग्रेणतपसामुने ॥ वरमिष्टंचप्रत्येकंसंप्रापतुरभीप्सितम् ॥ १ ॥ महालक्ष्मीवरेणैवतौपृथ्वीशौबभूवतुः ॥ पुण्यवंतौपुत्रवंतौधर्मध्वजकुशध्वजौ ॥ २ ॥ कुशध्वजस्यपत्नीचदेवीमालावतीसती ॥ सासुषावचकालेनकमलांशांसुतांसतीम् ॥ ३ ॥ साचभूयिष्ठकालेनज्ञानयुक्ताबभूवह ॥ कृत्वावेदध्वनिंस्पष्टमुत्तस्थौसूतिकागृहात् ॥ ४ ॥ वेदध्वनिंसाचकारजातमात्रेणकन्यका ॥ तस्मात्तांचवेदवतींप्रवदंतिमनीषिणः ॥ ५ ॥ जातमात्रेणसुस्नाताजगामतपसेवनम् ॥ सर्वैर्निषिद्धायत्नेननारायणपरायणा ॥ ६ ॥ एकमन्वंतरंचैवपुष्करेचतपस्विनी ॥ अत्युग्रांचतपस्यांचलीलयाहिचकारसा ॥ ७ ॥ तथाऽपिपुष्टानक्लिष्टानवयौवनसंयुता ॥ शुश्रावसाचसहसासुवाचमशरीरिणीम् ॥ ८ ॥ जन्मांतरेचतेभर्ताभविष्यतिहरिःस्वयम् ॥ ब्रह्मादिभिर्दुराराध्यंपतिंलप्स्यसिसुंदरि ॥ ९ ॥

यह कन्या लक्ष्मीका अंश होनेके कारण जन्मतेही ज्ञानपूर्ण हुई और उत्पन्न होतेही सूतिकागृहसे स्पष्ट वेद पाठकर उठी ॥ ४ ॥ जो कि उसने वेदध्वनि की इसी कारण पण्डितोंने उसको वेदवती संज्ञा प्रदानकी थी ॥ ५ ॥ वह जन्म लेनेके पीछे स्नान करके तपके अर्थ वन जानेमे उद्यत हुई, जानेके समय उस नारायण परायणा वेदवतीको यत्नपूर्वक सबनेही निषेध किया किन्तु उसने किसीप्रकार भी उनकी वातोंपर कान नहीं दिया ॥ ६ ॥ एक मन्वन्तर कालतक पुष्करमें जाकर लीलासेही उसने अतिदुष्कर तपस्या की ॥ ७ ॥ तोभी उसका शरीर कुछ शीर्ण नहीं हुआ वरन् क्रमसे मोटा होने लगा क्रमानुसार शरीरमें नवयौवनका आविर्भाव हुआ ॥ ८ ॥ एक दिन यह आकाशवाणी उसके कर्णमें प्रविष्ट हुई कि, "हे सुन्दरि! जन्मान्तरमें ब्रह्मादिवंदित श्रीहरि स्वयं तुम्हारे स्वामी होंगे" ॥ ९ ॥

परमभक्त है इस कारण मेरे प्राणोंसे भी प्रिय है.भास्करका उसको शाप देनाही मेरे क्रोधका कारण हुआ है॥४१॥पुत्रस्नेहके वश मै अतिशय दुःखित होकर सूर्यका वध करनेमे उद्यत हुआ हूं सूर्य प्रथम तो ब्रह्माकी शरणागत हुए थे किन्तु अब विधाताको संगलेकर आपके निकट आये है ॥४२॥ जो विपन्न (दुःखी)होकर मनसे वा वचनसे तुम्हारी शरणागत होता है, वह एकबार ही निरापद और शंकारहित हो जाता है बरन् जरा, मृत्यु वर्जित होता है॥४३॥और जो स्वशरीरसे तुम्हारी शरणागत होता है उसको जैसा फल प्राप्त होता है, उसका क्या वर्णन करूं वास्तवमे हरिका स्मरण करनेसे कोई भय नहीं रहता बरन् सदा सब प्रकार मंगल लाभ होता है ॥४४॥हे जगत्प्रभो ! आप अब बताइये सूर्यके शापसे हतश्री हुए मेरे मूढ भक्तका उपाय क्या होगा?॥४५॥विष्णुने कहा हे शंकर!दैवघटनाके कारण

पुत्रवत्सलशोकेनसूर्यंहंतुंसमुद्यतः ॥ सब्रह्माणंप्रपन्नश्चसूर्यश्चसविधिस्त्वयि ॥ ४२ ॥ त्वयियेशरणापन्नाध्यानेनवचसाऽपिवा ॥ निरापदोविशंकास्तेजरामृत्युश्चवर्जितः ॥ ४३ ॥ प्रत्यक्षंशरणापन्नास्तत्फलंकिंवदामिभोः ॥ हरिस्मृतिश्चाऽभयदासर्वमंगलदासदा ॥ ४४ ॥ किंमेभक्तस्य भवितातन्मेब्रूहिजगत्प्रभो ॥ श्रीहतस्याऽस्यमूढस्यसूर्यशापेनहेतुना ॥ ४५ ॥ विष्णुरुवाच ॥ कालोऽतियातोदैवेनयुगानामेकविंशतिः ॥ वैकुण्ठेघटिकार्धेनशीघ्रंगच्छत्वमालयम् ॥ ४६ ॥ वृषध्वजोमृतःकालादुर्निवार्यात्सुदारुणात् ॥ रथध्वजश्चतत्पुत्रोमृतःसोऽपिश्रियाहतः ॥ ॥ ४७ ॥ तत्पुत्रौचमहाभागौधर्मध्वजकुशध्वजौ ॥ हृतश्रियौसूर्यशापात्स्मृतौपरमवैष्णवौ ॥ ४८ ॥ राज्यभ्रष्टौश्रियाभ्रष्टौकमलातपसारतौ॥ तयोश्चभार्ययोर्लक्ष्मीःकलयाचभविष्यति ॥ ४९ ॥ संपद्युक्तौतदातौचनृपश्रेष्ठौभविष्यतः ॥ मृतस्तेसेवकःशंभोगच्छयूयंचगच्छत ॥ ५० ॥

वैकुण्ठमें आनेसे इस आधीघटीमें मर्त्यलोकके मध्य इकीस युग वीतगये हैं अब तुम शीघ्र अपने स्थानको जाओ ॥ ४६ ॥ दुर्निवार दारुण कालके प्रभावसे वृषध्वजको लोकान्तर प्राप्त हुआ है, उसका पुत्र रथध्वज भी हतश्री होकर कराल कालकवलमें निपतित हुआ है ॥४७॥ रथध्वजके धर्मध्वज और कुशध्वज नामक दो महाभाग पुत्रोने जन्म लिया है वह दोनोंही परमवैष्णव हैं, किन्तु सूर्यके शापसे हतश्री हुए है ॥ ४८ ॥ वह राज्यभ्रष्ट और श्रीभ्रष्ट होनेसे महालक्ष्मीकी आराधनामें अनुरक्त हुए है महालक्ष्मी उन दोनोंकी भार्याओंके शरीरसे अंशमे अवतीर्ण होंगी॥४९॥तब फिर धर्मध्वज और कुशध्वज दोनों लक्ष्मीके अनुग्रहसे सम्पद्युक्त होकर नृपश्रेष्ठ होंगे. हे शंभो! तुम्हारा सेवक वृषध्वज कालकवलमें पतित हुआ है अतएव तुम अपने स्थानको जाओ. हे ब्रह्मन्!हे भास्कर हे कश्यप !

प्रकार कहतेही थे कि, इसी अवसरमें रक्तपद्मके समान लोहितनेत्र किये बैलपर चढे शूलधारी महादेवजी वहां आनकर उपस्थित हुए ॥ ३१॥ और बैलसे उतर भक्तिभावसे कन्धे झुकाय उन शान्तप्रकृति परात्पर लक्ष्मीकान्तको प्रणाम किया ॥ ३२॥ लक्ष्मीकान्त इस समय रत्नमय गहनोंसे विभूषित होकर रत्नसिंहासनपर विराजमान थे. उनके मस्तकमें किरीट, कानोंमे दो कुण्डल, देदीप्यमान हाथमें चक्रास्त्र, गलेमें वनमाला॥ ३३॥ वर्ण नवीन नीले मेघके समान श्याममूर्त्ति अतीव मनोहर चतुर्भुज पार्षद चारो हाथोंसे श्वेत चामर बीजन करते थे ॥ ३४॥ सर्वाङ्गमे चन्दन विलेपन और परिधान पीताम्बर था वह परमात्मा भक्तवत्सल भगवान् रत्नसिंहासनपर बैठ पद्माका दिया ताम्बूल चर्वण और हास्यवदनसे विद्याधरियोका नृत्य गीत दर्शन और श्रवण करते थे॥ ३५॥ ३६॥महादेवजीने उपस्थित

अवरुह्यवृषात्तूर्णंभक्तिनम्रात्मकन्धरः ॥ ननामभक्त्यातंशांतंलक्ष्मीकांतंपरात्परम् ॥ ३२ ॥ रत्नसिंहासनस्थंचरत्नालंकारभूषितम् ॥ किरीटिनंकुंडलिनंचक्रिणंवनमालिनम्॥३३॥ नवीननीरदश्यामंसुंदरंचचतुर्भुजम् ॥ चतुर्भुजैःसेवितंचश्वेतचामरवायुना ॥३४॥ चंदनोक्षितसर्वांगंभूपितंपीतवाससम्॥लक्ष्मीप्रदत्ततांबूलंभुक्तवंतंचनारद॥३५॥विद्याधरीनृत्यगीतंपश्यंतंसस्मितंसदा॥ईश्वरंपरमात्मानंभक्तानुग्रहविग्रहम्॥३६॥ तंननाममहादेवोब्रह्मणानमितश्वसः॥ननामसूर्योभक्त्याचसंत्रस्तश्चंद्रशेखरम्॥३७॥कश्यपश्चमहाभक्त्यातुष्टावचननामच ॥ शिवःसंस्तूयसर्वेशंसमुवाससुखासने ॥ ३८ ॥ सुखासनेसुखासीनंविश्रांतंचंद्रशेखरम् ॥ श्वेतचामरवातेनसेवितंविष्णुपार्षदैः ॥ ३९ ॥ पीयूषतुल्यमधुरंवचनंसुमनोहरम् ॥ विष्णुरुवाच ॥ आगतोऽसिकथंचाऽत्रवदकोपस्यकारणम् ॥ ४० ॥ महादेवउवाच ॥ वृषध्वजंचमद्भक्तंममप्राणाधिकंप्रियम् सूर्यःशशापइतिमेप्रकोपस्यतुकारणम् ॥ ४१ ॥

होकर जैसेही नारायणको प्रणाम किया उसी समय उन ब्रह्माने भी भूतनाथको प्रणाम किया सूर्य भी तटस्थ होकर भक्तिभावसे उन चन्द्रशेखरके चरणोंमें अवनत हुए ॥ ३७ ॥ फिर कश्यपजीभी महाभक्तियुक्त हो उनको प्रणाम करके स्तव करने लगे. इस ओर भगवान् शंकर भी नारायणकी स्तुति करके सिंहासनपर विराजमान हुए ॥३८॥चन्द्रशेखरके आसनपर बैठनेसे नारायणके पार्षद श्वेत चामर लेकर उनको वीजन करनेलगे ॥३९॥ इसी समय विष्णुने अमृतधारावर्षी मधुरस्वरद्वारा शंकरसे कहा-विष्णु बोले हे महेश्वर!यहां आनेका कारण क्या है?किस निमित्त कुपित हुए हो?॥४०॥महादेवजी बोले हे-विष्णो!राजा वृषध्वज मेरा

तो मैं तत्काल चक्रधारणपूर्वक वहां जाकर उसकी रक्षा करता हूं॥ २१ ॥ हे देवगण ! मैं जगत्की सृष्टि स्थिति और प्रलय करता हूं मैं विष्णुरूपसे सब जगत्का पालन, ब्रह्मरूपसे सब जगत्की सृष्टि और शिवरूपसे सब जगतका संहार करता हूं ॥ २२ ॥ मैं ही शिव, मै ही तुम और मैं ही त्रिगुणात्मक सूर्य हूं. मैंही अनेक प्रकारके रूप धारण करके जगत्को पालन करता हूं ॥ २३ ॥ तुम अपने स्थानको जाओ तुमको भय क्या है?मै कहता हूं आजसे तुम्हारा महादेवजनित भय दूर हुआ ॥ २४ ॥ सर्वेश्वर भगवान् शंकर साधुओंकी गति हैं वह भक्ताधीन और भक्तवत्सल हैं ॥ २५ ॥ सूर्य और शिव दोनोंही मुझे प्राणोंसेभी प्रिय हैं. हे ब्रह्मन् ! ब्रह्माण्डमें शंकर और सूर्यके समान तेजस्वी और कोई नहीं है ॥ २६ ॥ महादेवजी लीलापूर्वकही करोड सूर्य और करोड ब्रह्माकी सृष्टि करसक्ते हैं प्रभु

पाताऽहंजगतांदेवाःकर्ताचसततंसदा ॥ स्रष्टाचब्रह्मरूपेणसंहर्ताशिवरूपतः ॥ २२ ॥ शिवोऽहंत्वमहंचाऽपिसूर्योऽहंत्रिगुणात्मकः ॥ विधा यनानारूपंचकरोमिसृष्टिपालनम् ॥ २३ ॥ यूयंगच्छतभद्रंवोभविष्यतिभयंकुतः ॥ अद्यप्रभृतिमद्वरेणभयंवोनास्तिशंकरात् ॥ २४ ॥ सर्वे शोवैसभगवाञ्छंकरश्चसतांपतिः ॥भक्ताधीनश्चभक्तानांभक्तात्माभक्तवत्सलः ॥ २५ ॥ सुदर्शनःशिवश्चैवममप्राणाधिकःप्रियः ॥ ब्रह्माण्डेषुन तेजस्वीहेब्रह्मन्ननयोःपरः ॥ २६ ॥ शक्तःस्रष्टुंमहादेवःसूर्यकोटिंचलीलया ॥ कोटिंचब्रह्मणामेवंनाऽसाध्यंशूलिनःप्रभोः ॥ २७ ॥ बाह्यज्ञा नंनैवकिंचिद्ध्यायतेमांदिवानिशम् ॥ मन्मंत्रान्मद्गुणान्भक्त्यापंचवक्त्रेणगायति ॥ २८ ॥ अहमेवंचिंतयामितत्कल्याणंदिवानिशम् ॥ यथा चमांप्रपद्यंतेतांस्तथैवभजाम्यहम् ॥ २९ ॥ शिवस्वरूपोभगवाञ्छिवाधिष्टातृदेवता ॥ शिवंभवतितस्माच्चशिवंतेनविदुर्बुधाः ॥ ३० ॥ एत स्मिन्नंतरेतत्रजगामशंकरःस्थितः ॥ शूलहस्तोवृषारूढोरक्तपंकजलोचनः ॥ ३१ ॥

शूलपाणिको कुछ भी असाध्य नहीं है ॥ २७ ॥ वह बाह्य ( बाहरी ) ज्ञानरहित होकर दिन रात मेरे ध्यानमें निमग्न रहते हैं; वह तद्गतचित्त हो भक्तिपूर्वक पंचमुखसे केवल मेराही मन्त्र जप और मेरेही गुणोंका गान करते हैं ॥ २८ ॥ मैं भी दिन रात उनके कल्याणकी चिन्तामें रत रहता हूं. मेरा जो जिस भावसे भजन करता है, मै भी उसके प्रति वैसाही अनुग्रह प्रकाश करता हूं ॥ २९ ॥ भगवान् महादेव शिवस्वरूप अर्थात् मंगलमय हैं, वह शिवके अर्थात् मोक्षके अधिष्ठात्री देवता है उनसे शिव अर्थात् मोक्षपद लाभ होता है. इसीकारण पण्डितोंने उनको "शिव नाम प्रदान किया है" ॥ ३० ॥ हे वत्स नारद ! नारायण इस

देवसावर्णिके पुत्रका नाम इन्द्रसावर्णि था इन्द्रसावर्णिके समान विष्णुभक्त अतिविरले हैं उनकेही पुत्रका नाम वृषध्वज है वृषध्वज घोरतर शैव थे॥ १०॥ शंकरने स्वयं उनके भवनमे देवमानके तीन युग पर्यन्त वास किया था यही नहीं बरन् भगवान् भूतनाथ पुत्रसे भी अधिक उनपर स्नेह रखते थे॥ ११॥वृषध्वज नारायण लक्ष्मी वा सरस्वती किसीको भी नहीं मानते, शंकरके अतिरिक्त और सब देवताओंकी पूजा एकबार ही छोडदी थी ॥ १२॥ उन्होने उन्मत्त हो भादोंके महीनेमें महालक्ष्मीकी पूजा और माघमासमें श्रीपंचमीकी पूजा॥ १३॥जो सर्वदेवसम्मत थीं, उन सरस्वतीकी पूजा एकबारही छोडदी थी तब सूर्यने यज्ञरहित विष्णु विद्वेषी निन्दक ॥ १४॥ सम्राट् वृषध्वजके प्रति कुपित होकर यह शाप दिया कि "हे राजन् ! जिसप्रकार तुम शुद्ध शिवभक्त हो और किसीको नहीं मानते, ऐसे

तत्पुत्रइंद्रसावर्णिर्महाविष्णुपरायणः ॥ वृषध्वजश्वतत्पुत्रोवृषध्वजपरायणः॥ १०॥यस्याऽऽश्रमेस्वयंशंभुरासीद्देवयुगत्रयम् ॥ पुत्रादपिपरःस्नेहो नृपेतस्मिञ्छिवस्यच॥ ११॥नचनारायणंमेनेनलक्ष्मींनसरस्वतीम्॥ पूजांचसर्वदेवानांदूरीभूतांचकारसः ॥१२॥ भाद्रेमासिमहालक्ष्मीपूजांमत्तोबभंजह॥तथामाघीयपंचम्यांविस्तृतांसर्वदैवतैः॥ १३॥पापःसरस्वतीपूजांदूरीभूतांचकारसः॥ यज्ञंचविष्णुपूजांचनिंदंतंतंदिवाकरः ॥ १४॥ चुकोपदेवोभूपेंद्रंशशापशिवकारणात् ॥ भ्रष्टश्रीस्त्वंचभवेतितंशशापदिवाकरः ॥ १५ ॥ शूलंगृहीत्वातंसूर्यमधावच्छंकरःस्वयम् ॥ पित्रासार्द्धंदिनेशश्वब्रह्माणंशरणंययौ ॥ १६ ॥ शिवस्त्रिशूलहस्तश्वब्रह्मलोकंययौक्रुधा॥ब्रह्मासूर्यंपुरस्कृत्यवैकुंठंचययौभिया ॥ १७ ॥ ब्रह्मकश्यपमार्तंडाःसंत्रस्ताःशुष्कतालुकाः ॥ नारायणंचसर्वेशंतेययुःशरणंभिया ॥ १८ ॥ मूर्ध्नाप्रणेमुस्तेगत्वातुष्टुवुश्वपुनःपुनः ॥ सर्वंनिवेदनंचक्रुर्भयस्य कारणंहरौ ॥ १९ ॥ नारायणश्वकृपयातेभ्यश्वह्यभयंददौ ॥ स्थिराभवतहेभीताभयंकिंचमयिस्थिते ॥ २० ॥ स्मरंतियेयत्रतत्रमांविपत्तौभयान्विताः ॥ तांस्तत्रगत्वारक्षामिचक्रहस्तस्त्वरान्वितः ॥ २१ ॥

ही मैं कहता हूं कि अचिरात् तुम भ्रष्टश्री होगे॥ १५॥देव शंकर शापकी बात सुनतेही कुपित हो स्वयं शूलास्त्र ग्रहण करके सूर्यके प्रति दौडे, तब सूर्य भयसे पिता कश्यपको संग लेकर ब्रह्माकी शरणागत हुए ॥ १६॥ भगवान् शंकर क्रोधमें पूर्ण हाथमें त्रिशूल लिये ब्रह्मलोकमें गये ब्रह्माजी महादेवके भयसे सूर्यको संग लेकर वैकुण्ठधाममें गये ॥ १७ ॥ भयसे ब्रह्मा कश्यप और सूर्यके कण्ठ तालु सूखगये वह वैकुण्ठधाममें उपस्थित शरणागत हो भयसे ॥ १८ ॥ मस्तक झुकाय वारंवार स्तव करने लगे और अन्तमे उनसे भयका यथार्थ कारण कहा ॥१९॥ नारायणने सुनतेही दयाभावसे उनको अभय देकर कहा तुम स्थिर होओ जो मेरे विद्यमान रहते तुम्हारे भयका कोई कारण दिखाई नहीं देता ॥ २०॥जिस किसी स्थानमें पुरुष अवस्थान क्यों न करै यदि भयार्त्त हो मेरा स्मरण करे

वह नित्य गंगाके प्रति विद्वेष प्रकाशकरने लगी किन्तु गंगा उनके प्रति कुछ भी ईर्षाप्रकाश नहीं करती फिर अंतमें एक दिन बहुत विरक्त करनेसे गंगाने कुपित होकर सरस्वतीको भारतमें जन्मग्रहण करनेका शाप दिया ॥ २२ ॥ सुतरां लक्ष्मी, सरस्वती और गंगा, यह तीनो रमापति नारायणकी पत्नी हैं,अन्तमे देवी तुलसी भी उनकी पत्नी हुई थीं सुतरां सब समेत नारायणकी चार पत्नी हैं॥ २३ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां चतुर्दशोऽध्यायः॥ १४ ॥ नारदजी बोले हे भगवन्! पतिपरायण तुलसी किसप्रकार नारायणकी पत्नी हुई कौन स्थान उनका जन्मभूमि है वह पूर्वजन्ममें कौन थीं उन्होंने कौन कुल अलंकृत किया था॥ १ ॥और वह किसकी कन्या थीं जो नारायण प्रकृतिके अतीत॥ २ ॥निर्विकार, निरीह ( इच्छारहित ), विश्वात्मा, परब्रह्म और परमेश्वर हैं; जो सबके ईश्वर॥ ३ ॥सर्वज्ञ सर्वकारण सबके आधार पूजनीय सर्वव्यापक और सबके परिपालक हैं.तुलसीने किस तपस्याके फलसे उन नारायणको पतिलाभ किया

नित्यमीर्ष्यतितांवाणीनचगंगासरस्वतीम् ॥ गंगाशशापकोपेनभारतेचहरिप्रिया ॥ २२ ॥ गंगयासहतस्यैवतिस्रोभार्यारमापतेः ॥ सार्धं तुलस्यापश्चाच्चतस्रश्चाऽभवन्मुने ॥ २३ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेचतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ नारदउवाच ॥ नारा यणप्रियासाध्वीकथंसाचबभूवह ॥ तुलसीकुत्रसंभूताकावासापूर्वजन्मनि ॥ १ ॥ कस्यवासाकुलेजाताकस्यकन्याकुलेसती ॥ केनवातपसा साचसंप्राताप्रकृतेःपरम् ॥ २ ॥ निर्विकारंनिरीहंचसर्वविश्वस्वरूपकम् ॥ नारायणंपरंब्रह्मपरमेश्वरमीश्वरम् ॥ ३ ॥ सर्वाराध्यंचसर्वे शंसर्वज्ञंसर्वकारणम् ॥ सर्वाधारंसर्वरूपंसर्वेपांपरिपालकम् ॥४॥ कथमेतादृशीदेवीवृक्षत्वंसमवापह ॥ कथंसाऽप्यसुरग्रस्तासंबभूवतपस्विनी ॥ ५ ॥ सुस्निग्धंमेमनोलोलंप्रेरयन्मांमुहुर्मुहुः ॥ छेत्तुमर्हसिसंदेहंसर्वसंदेहभंजन ॥ ६ ॥ नारायणउवाच ॥ मनुश्चदक्षसावर्णिःपुण्यवान्वै ष्णवःशुचिः ॥ यशस्वीकीर्तिमांश्चैवविष्णोरंशसमुद्भवः ॥ ७ ॥ तत्पुत्रोब्रह्मसावर्णिर्धर्मिष्ठोवैष्णवःशुचिः ॥ तत्पुत्रोधर्मसावर्णिर्वैष्णव श्चजितेंद्रियः ॥ ८ ॥ तत्पुत्रोरुद्रसावर्णिर्भक्तिमान्विजितेंद्रियः ॥ तत्पुत्रोदेवसावर्णिर्विष्णुव्रतपरायणः ॥ ९ ॥

॥ ४ ॥ तुलसी ऐसी प्रधान देवी अर्थात् नारायणकी प्रिया होनेपर भी किस प्रकार वृक्षत्वको प्राप्त हुई ? किसप्रकार स्वयं निरपराध होनेपर भी दुर्दान्त असुर अर्थात् असुरके द्वारा ग्रस्त हुई ? ॥ ५ ॥ हे सन्देहभंजन! मेरा निर्मल चित्त चंचल हो उठा है श्रवणपिपासा मुझको वारंवार व्याकुल करती है अतएव आप मेरा संशय छेदन कीजिये ॥ ६ ॥ नारायणने कहा हे वत्स नारद! दक्षसावर्णि मनु अत्यन्त पुण्यवान् विष्णुभक्त यशस्वी कीर्त्तिमान् और विष्णुके अंशसे उत्पन्न थे ॥ ७॥ दक्षसावर्णिके पुत्र ब्रह्मसावर्णि भी अतिशय धार्मिक विष्णुभक्त और शुद्धसत्त्व थे ब्रह्मसावर्णिके पुत्र धर्मसावर्णि भी विष्णुपरायण और जितेन्द्रिय थे ॥८॥ धर्मसावर्णिके पुत्र रुद्रसावर्णि भी जितेन्द्रिय और परमभक्त थे, विष्णुपरायण देवसावर्णि रुद्रसावर्णिके पुत्र थे ॥ ९ ॥

हुई इस कन्याको ग्रहण करो, जो उपस्थित कन्याको ग्रहण नहीं करते हैं ॥ १२ ॥ महालक्ष्मी रुष्ट हो उनको छोडकर चली जाती है,इसमे सन्देह नहीं है. बुद्धिमान् पुरुष कभी प्रकृतिका अपमान नहीं करते ॥ १३ ॥ पुरुषमात्रही सब प्रकृतिसे उत्पन्न हुए हैं और रमणीमात्रही प्रकृतिका अंश हैं, सुतरां प्रकृति और पुरुष दोनों अभिन्न हैं अतएव परस्पर परस्परका अपमान करना कभी उचित नहीं है. यदि कहो कि "गंगा कृष्णासक्त है किस प्रकार मै उसका पाणि ग्रहण करूं" ? तो इस विषयमें यह कहना है कि, श्रीकृष्ण जिसप्रकार गुणातीत और प्रकृतिके अतीत पदार्थ है तुमभी उसी प्रकार हो ॥ १४ ॥ श्रीकृष्णका अर्द्धाङ्ग द्विभुज और अपर अर्द्धांग चतुर्भुज है अतएव श्रीकृष्णमे और तुममें कुछ भी भेद नहीं है राधिका श्रीकृष्णके वामांगसे उत्पन्न हुई है ॥ १५ ॥ सुतरां श्रीकृष्ण स्वयं दक्षिणांश और पद्मा उनका वामांश है.जिसप्रकार राधा और कमला दोनोंमें कुछ भी भिन्नता नहीं है, इसीप्रकार श्रीकृष्णमें और तुममें कुछ

तंविहायमहालक्ष्मीरुष्टायातिनसंशयः ॥ योभवेत्पंडितः सोऽपिप्रकृतिंनावमन्यते ॥ १३ ॥ सर्वेप्राकृतिकाःपुंसःकामिन्यःप्रकृतेःकलाः ॥ त्वमेवभगवान्नाथोनिर्गुणःप्रकृतेःपरः ॥ १४ ॥ अर्धांगंद्विभुजःकृष्णोयोऽर्धांगेनचतुर्भुजः ॥ कृष्णवामांगसंभूताबभूवराधिकापुरा ॥ १५ ॥ दक्षिणांशःस्वयंसाचवामांशःकमलातथा ॥ तेनेयंत्वांवृणोत्येवयतस्त्वद्देहसंभवा ॥ १६ ॥ एकांगंचैवस्त्रीपुंसोर्यथाप्रकृतिपूरुषौ ॥ इत्येवमु क्त्वाधातातांतंसमर्प्यजगामसः ॥ १७ ॥ गांधर्वेणविवाहेनतांजग्राहहरिःस्वयम् ॥ नारायणःकरंधृत्वापुष्पचंदनचर्चितम् ॥ १८ ॥ रेमे रमापतिस्तत्रगंगयासहितोमुदा ॥ गंगापृथ्वींगतायासास्वस्थानंपुनरागता ॥ १९ ॥ निर्गताविष्णुपादाब्जात्तेनविष्णुपदीतिच ॥ मूर्च्छांसं प्रापसादेवीनवसंगमलीलया ॥ २० ॥ रसिकासुखसंभोगाद्रसिकेश्वरसंयुता ॥ तांदृष्ट्वादुःखितावाणीपद्मयावर्जिताऽपिच ॥ २१ ॥

भेद नहीं है. सुतरां तुम्हारे देहसे उत्पन्न होनेके कारण यह तुमको पतित्वमें वरण करनेकी अभिलाषा करती है॥ १६॥जिसप्रकार प्रकृति और पुरुष अभेदात्मक है इसीप्रकार स्त्री और पुरुष दोनों एकात्मा हैं. ब्रह्मा नारायणसे इसप्रकार कह गंगाको उनके हाथमे समर्पण कर वहांसे चलेगये ॥ १७ ॥ इधर नारायणने स्वयं गान्धर्व विधानद्वारा गंगाका पुष्पचन्दनचर्चित पाणिग्रहण किया॥ १८॥रमापति पद्माके समान गंगाके संग वैकुण्ठधाममे सुखसे विहार करनेलगे. गंगा सरस्वतीके शापसे पृथ्वीमे अवतीर्ण होकर फिर वैकुण्ठधाममे चलीगई थीं ॥ १९॥ वह विष्णुके पादपद्मसे उत्पन्न हुई इसी कारण विष्णुपदीके नामसे विख्यात हुई है. देवी गंगा नारायणके संग नवसमागमके कारण सुखमें एकान्त मूर्च्छित हुई थीं, यही क्या उसके शरीरमें स्पन्दमात्र नहीं रहा॥ २०॥इसप्रकार रसिका गंगा रसिक चूडामणि नारायणके सहित मिलित होकर परमसुखसे कालव्यतीत करने लगीं. लक्ष्मीके निवारण करनेपर भी गंगाके पतिसे सरस्वती की ईर्षादूर न हुई॥ २१॥

नारदजी बोले हे प्रभो ! गङ्गा, लक्ष्मी, सरस्वती और विश्वपावनी तुलसी, यह चारों ही नारायणकी प्रियतमा हैं॥ १ ॥ तिनमें गङ्गाने गोलोकधामसे वैकुण्ठमें गमन किया यह सुना, किन्तु वह किसप्रकार नारायणकी पत्नी हुई यह नहीं सुना अतएव अब यही वर्णन कीजिये॥ २ ॥ नारायणने कहा जगत्स्रष्टा विधाता गङ्गाको आगे करके वैकुण्ठधाममे उपस्थित हुए और वहां जगदीश नारायणको प्रणाम करके कहा॥ ३ ॥ हे प्रभो! जो राधा कृष्णके अंगसे उत्पन्न नहीं हैं जो द्रवमयी नव यौवन सम्पन्न सुशील अलोकसामान्यरूपवती॥ ४ ॥ शुद्ध सत्त्वस्वरूपा तथा क्रोध और अहंकाररहित हैं उन गङ्गाने कृष्णांगसे उत्पन्न होनेके कारण उनके अतिरिक्त और किसीको भी पतित्वमें वरण करनेकी अभिलाषा नहीं करी॥ ५ ॥ किन्तु राधा अत्यन्त अभिमानवती और अति उग्रस्वभाव है यही क्या वह गंगाको पान

नारदउवाच ॥ लक्ष्मीःसरस्वतीगंगातुलसीविश्वपावनी ॥ एतानारायणस्यैवचतस्रश्चप्रियाइति ॥ १ ॥ गंगाजगामवैकुंठमिदमेवश्रुतंमया ॥ कथंसातस्यपत्नीचबभूवेतिचनश्रुतम् ॥ २ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ गंगाजगामवैकुंठंतत्पश्चाज्जगतांविधिः ॥ गत्वोवाचतयासार्धंप्रणम्यजगदीश्वरम् ॥ ३ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ राधाकृष्णांगसंभूतायादेवीद्रवरूपिणी ॥ नवयौवनसंपन्नासुशीलासुंदरीवरा ॥ ४ ॥ शुद्धसत्त्वस्वरूपाचक्रोधाहंकारवर्जिता ॥ तदंगसंभवानाऽन्यंवृणोतीयंचतंविना ॥ ५ ॥ तत्रातिमानिनीराधासाचसतेजस्विनीवरा ॥ समुद्युक्तापातुमिमांभीतेयंबुद्धिपूर्वकम् ॥ ६ ॥ विवेशचरणांभोजेकृष्णस्यपरमात्मनः ॥ सर्वत्रगोलकंशुष्कंदृष्ट्वाऽहमगमंतदा ॥ ७ ॥ गोलोकेयत्रकृष्णश्चसर्ववृत्तांतप्राप्तये ॥ सर्वांतरात्मासर्वेषांज्ञात्वाऽभिप्रायमेवच ॥ ८ ॥ बहिश्चकारगंगांचपादांगुष्ठनखाग्रतः ॥ दत्त्वाऽस्यैराधिकामंत्रंपूरयित्वाचगोलकान् ॥ ९ ॥ प्रणम्यतांचराधेशंगृहीत्वाऽत्राऽगमंप्रभो ॥ गांधर्वेणविवाहेनगृहाणेमांसुरेश्वरीम् ॥ १० ॥ सुरेश्वरेषुरसिकरसिकेयंसमागता ॥ त्वंरत्नंपुंसुदेवेशस्त्रीरत्नंस्त्रीष्वियंसती ॥ ११ ॥ विदग्धायाविदग्धेनसंगमोगुणवान्भवेत् ॥ उपस्थितांस्वयंकन्यांनगृह्णातीहयःपुमान् ॥ १२ ॥

करनेमें उद्यत हुई थी॥ ६ ॥ उसने राधाके भयसे तत्काल बुद्धिपूर्वक श्रीकृष्णके चरणकमलोंमें प्रवेश किया सुतरां संपूर्ण गोलोक जलरहित होगया है ॥ ७ ॥ यह देखकर मैं इसका विशेष वृत्तान्त जाननेके लिये गोलोकपति श्रीकृष्णके निकट गया तब सर्वान्तर्यामी श्रीकृष्णने मेरे मनका भाव समझ॥ ८ ॥ तत्काल अपने चरणनखके अग्रभागसे गंगाको बाहर निकाला और फिर राधामंत्रसे दीक्षित करके मेरे हाथमें समर्पण किया॥ ९ ॥ मैं भी राधापति श्रीकृष्णको प्रणाम करके गंगाको संग ले आपके निकट आया हूं, अब तुम गांधर्वविधानसे इस सुरेश्वरी गंगाका पाणिग्रहण करो ॥ १० ॥ सुरसमाजमें तुम जैसे सुरसिक हो, यह भी वैसीही है. पुरुषसंप्रदायमें तुम जिसप्रकार रत्न हो यह भी उसीप्रकार रमणियोंमें रत्नस्वरूप है. विशेषकर रसिकके संग रसिकाका समागम अतीव सुखजनक हैं ॥ ११ ॥ तुम स्वयं आई

प्रभाव नहीं है. अब कल्पान्तकाल उपस्थित है इस समय सब विश्व जलमें मग्न है ॥ १२८ ॥ अतएव गोलोकधाम और वैकुण्ठधामके अतिरिक्त अन्यान्य
समस्त विश्वमें जो अपरापर ब्रह्मा विद्यमान थे वह सबही इससमय मेरे शरीरमे विलीन हुए हैं. हे कमलयोने ! इस समय वैकुण्ठधाम और गोलोकधामके अति
रिक्त अन्य समस्तही जलमग्न हैं ॥ १२९ ॥ अब तुम जाकर फिर ब्रह्मलोकादिक्रमसे अपने ब्रह्माण्डकी रचना करो. तब गङ्गा उस नवीन विरचित ब्रह्माण्डमे
जायगी ॥ १३० ॥ मैंभी अन्यान्य विश्व और उन विश्वोंके ब्रह्माण्डोंकी सृष्टि करता हूं किन्तु तुम शीघ्र देवताओंके संग अपना कार्य साधन करनेके निमित्त
जाओ ॥१३१॥ तुमको बहुत विलम्ब होगया है जितने ब्रह्मादिकोंका पतन हुआ है फिर सबकी उत्पत्ति होगी ॥ १३२ ॥ हे मुनिवर ! राधापति श्रीकृष्णने

ब्रह्माद्यायेन्यविश्वस्थास्तेविलीनाऽधुनामयि ॥ वैकुंठंचविनासर्वंजलमग्नंचपद्मज ॥ २९ ॥ गत्वासृष्टिंकुरुपुनर्ब्रह्मलोकादिकंभवम् ॥ स्वंब्रह्मां
डंविरचयपश्चाद्गंगाप्रयास्यति ॥ १३० ॥ एवमन्येषुविश्वेषुसृष्टौब्रह्मादिकंपुनः ॥ करोम्यहंपुनःसृष्टिंगच्छशीघ्रंसुरैःसह ॥ ३१ ॥ गतोबहुतरःका
लोयुष्माकंचचतुर्मुखाः ॥ गताःकतिविधास्तेचभविष्यंतिचवेधसः ॥ १३२॥ इत्युक्त्वाराधिकानाथोजगामांतःपुरेमुने ॥देवागत्वापुनःसृष्टिं
चक्रुरेवप्रयत्नतः॥३३॥गोलोकेचस्थितागंगावैकुंठेशिवलोकके॥ ब्रह्मलोकेस्थिताऽन्यत्रयत्रयत्रपुरः स्थिता ॥ ३४ ॥ तत्रैवसागतागंगाचाज्ञ
यापरमात्मनः ॥ निर्गताविष्णुपादाब्जात्तेनविष्णुपदीस्मृता ॥३५॥ इत्येवंकथितंब्रह्मन्गंगोपाख्यानमुत्तमम् ॥ सुखदंमोक्षदंसारंकिंभूयः श्रोतु
मिच्छसि ॥ ३६ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कन्धेगंगोपाख्यानंनामत्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

यह कहकर अपने अन्तःपुरमे प्रवेश किया इधर देवतालोगभी तत्काल वहांसे लौटकर फिर यत्नपूर्वक सृष्टिकार्यमें प्रवृत्त हुए ॥ १३३ ॥ गंगाभी फिर पहिलेके
समान गोलोकधाम, वैकुण्ठधाम, शिवलोक, ब्रह्मलोक और अन्यान्य जिस जिस स्थानमें पहिले वास किया था॥ १३४ ॥परमात्मा श्रीकृष्णकी आज्ञानुसार उसी
स्थानमें वास करने लगीं. विष्णुके पादपद्मसे निकलनेके कारण उनका नाम विष्णुपदी भी है॥ १३५॥ हे द्विजवर! यह मैंने अतिसुखकर मोक्षप्रद और सार भूत गंगाका
चरित वर्णन किया, अब और क्या सुननेकी वासना है सो प्रकाश करो ॥ १३६ ॥ इतिश्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

चतुर्भुज वैकुण्ठनाथ उसके पति होंगे और जब अंशसे भूलोकमें अवतीर्ण होंगी तब लवणोदधि उसके पति होंगे ॥ ११७ ॥ हे मातः ! जो गंगा गोलोक विहारिणी है वही सर्वत्र विहारिणी है. हे देवेशि ! तुम उसकी माता हो वह सभी समयमें तुम्हारी कन्या[१] है ॥११८॥ हे वत्स! जब राधाने विधाताके वचन सुन कर कुछेक हास्यपूर्वक गंगाकी रक्षामें सम्मति दी, तब वह श्रीकृष्णचरणके अंगुष्ठाग्रभागसे बाहर निकलीं॥ ११९॥ अनन्तर द्रवमयी गंगा अपनी मूर्ति धारण कर जलसे समुत्थित हो महा आदरसे उनके समीप वास करने लगी॥ १२०॥ भगवान् ब्रह्माने वह गङ्गाका जल कुछ अपने कमण्डलुमें और कुल भगवान् चन्द्रशेखरके मस्तकमें धारण किया॥ १२१॥ तब कमलयोनिने गङ्गाको राधामन्त्रमें दीक्षित किया उसको सामवेदोक्त राधास्तोत्र राधाकवच राधाध्यान राधाकी पूजा विधि॥ १२२॥

भविष्यतिपतिस्तस्यावैकुंठेशश्चतुर्भुजः ॥ भूस्थायाःकलयातस्याःपतिर्लवणवारिधिः ॥ १७ ॥ गोलोकस्थाचयागंगासर्वत्रस्थातथांबिके ॥ तदंबिकात्वंदेवेशीसर्वदासात्वदात्मजा ॥ १८ ॥ ब्रह्मणोवचनंश्रुत्वास्वीचकारचसस्मिता ॥ बहिर्बभूवसाकृष्णपादांगुष्ठनखाग्रतः ॥ १९ ॥ तत्रैवसत्कृताशांतातस्थौतेषांचमध्यतः ॥ उवासतोयादुत्थायतदधिष्ठातृदेवता॥ १२०॥ तत्तोयंब्रह्मणाकिंचित्स्थापितंचकमंडलौ॥ किंचिद्धार शिरसिचंद्रार्धकृतशेखरः ॥२१॥ गंगायैराधिकामंत्रंप्रददौकमलोद्भवः ॥ तत्स्तोत्रंकवचंपूजांविधानंध्यानमेवच ॥२२॥ सर्वंतत्सामवेदोक्तंपुरश्च र्याक्रमंतथा ॥ गंगातामेवसंपूज्यवैकुंठंप्रययौसह ॥ २३ ॥ लक्ष्मीःसरस्वतीगंगातुलसीविश्वपावनी ॥ एतानारायणस्यैवचतस्रोयोपितोमुने ॥ २४ ॥ अथतंसस्मितःकृष्णोब्रह्माणंसमुवाचसः ॥ सर्वकालस्यवृत्तांतंदुर्बोधमविपश्चिताम् ॥ २५ ॥ श्रीकृष्णउवाच ॥ गृहाणगंगांहेब्रह्मन्हे विष्णोहेमहेश्वर ॥ शृणुकालस्यवृत्तांतंमत्तोब्रह्मन्निशामय ॥२६॥ यूयंचयेऽन्येदेवाश्चमुनयोमनवस्तथा ॥ सिद्धायशस्विनश्चैवयेयेऽत्रैवसमाग ताः॥२७॥ एतेजीवंतिगोलोकेकालचक्रविवर्जिते ॥ जलप्लुतंसर्वविश्वंजातकल्पक्षयोऽधुना ॥ २८ ॥

और राधाके पुरश्चरण प्रकरणकी शिक्षा प्रदान की उसीके अनुसार गङ्गा राधाकी पूजा करके उनके संग वैकुण्ठधाममे गई॥ १२३॥ हे मुनिवर ! लक्ष्मी, सरस्वती, गंगा और विश्वको पवित्र करनेवाली तुलसी, यह चारों नारायणकी पत्नी है॥ १२४॥ अनन्तर श्रीकृष्ण कुछेक हँसकर विधाताके निकट दूसरेको कठिनतासे जाननेयोग्य कालका वृत्तान्त विस्तार सहित कहने लगे॥ १२५॥ हे ब्रह्मन्! हे महेश्वर! हे विष्णो! सम्प्रति तुम्हारे गङ्गाका ग्रहण और काल वृत्तांत कहता हूं सुनो॥ १२६॥ तुम तीन जने और अन्यान्य देवता मुनि मनु सिद्ध और अपरापर जो सब महात्मा इस स्थानमें उपस्थित हैं॥ १२७॥ वह सभी जीवित हैं क्योंकि इस गोलोकधाममें कालचक्रका

१ यहा कन्याशब्द अलौकिकअर्थवालीकन्यामें हैं मनुष्योंके समान योनिप्रगटताका नही इससे मातुपितृनियमका व्यवहार नहीं है यह दिव्य आविर्भाववाली देवी है इनके अनेक अंश आविर्भाव तिरोभाव अनेक रूपमे होते है ।

उनकी स्तुति कर उनसे अपराध क्षमा करनेकी प्रार्थना की ॥ १०६ ॥ तब श्रीकृष्णके प्रसन्न होनेपर ब्रह्माजीने फिर नेत्र खोलकर देखा कि, श्रीकृष्णके
वक्षःस्थलमें राधा विराजमान है ॥१०७॥ चारोओर पार्षद और चारोंओर गोपीमण्डल है यह देखकर ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वर उनको प्रणाम करके स्तव
करने लगे॥१०८॥इस ओर उन सर्वव्यापी सर्वान्तर्यामी सर्वेश्वर सर्वकारण रमापति श्रीकृष्णने उनके हृदयका भाव समझ प्रत्येकको पृथक् पृथक् संबोधन
देकर कहा ॥१०९॥श्रीभगवान् बोले हे ब्रह्मन् ! तुम कुशलसे तो हो?कमलापते।आओ, महादेव! यहां आओ, तुम्हारा मंगल हो॥११०॥ तुम गंगाके निमित्त
मेरे समीप आये हो गङ्गाने राधाके भयसे मेरे चरणमे शरण ली है॥१११॥राधा गङ्गाको मेरे निकट बैठी देखकर इसको पान करनेमें उद्यत हुई थी जो हो मैं अब

ततःस्वचक्षुरुन्मील्यपुनश्चतदनुज्ञया ॥ ददर्शकृष्णमेकंचराधावक्षःस्थलस्थितम् ॥ ७॥ स्वपार्षदैःपरिवृतंगोपीमंडलमंडितम् ॥ पुनःप्रणेमु
स्तंदृष्ट्वातुष्टुवुःपरमेश्वरम् ॥ ८ ॥ तदभिप्रायमाज्ञायतानुवाचरमेश्वरः ॥ सर्वात्मासचसर्वज्ञःसर्वेशःसर्वभावनः ॥ १०९ ॥ श्रीभगवानुवाच॥
आगच्छकुशलंब्रह्मन्नागच्छकमलापते ॥ इहागच्छमहादेवशश्वत्कुशलमस्तुवः ॥ ११० ॥ आगताहिमहाभागागंगानयनकारणात् ॥ गंगा
चचरणांभोजेभयेनशरणंगता ॥ ११ ॥ राधेमांपातुमिच्छंतींदृष्ट्वामत्सन्निधानतः ॥ दास्यामीमांचभवतांयूयंकुरुतनिर्भयाम् ॥ १२ ॥
श्रीकृष्णस्यवचः श्रुत्वा सस्मितः कमलोद्भवः ॥ तुष्टावराधामाराध्यां श्रीकृष्णपरिपूजिताम् ॥ १३ ॥ वक्त्रैश्चतुर्भिःसंस्तूयभक्तिनम्रात्मकं
धरः॥ धाताचतुर्णांवेदानामुवाचचतुराननः ॥१४॥चतुराननउवाच ॥ गंगात्वदंगसंभूताप्रभोश्चरासमंडले ॥ युवयोर्द्रवरूपासामुग्धयोःशंकर
स्वनात् ॥ १५ ॥ कृष्णांशाचत्वदंशाचत्वत्कन्यासदृशीप्रिया ॥ त्वन्मंत्रग्रहणंकृत्वाकरोतुतवपूजनम् ॥ १६ ॥

इसको तुम्हारे हाथमें समर्पण करता हूं, किन्तु तुम राधाके निकट प्रार्थना करके जिससे इसको अभयदान करसको उसी विषयकी चेष्टा करो ॥ ११२ ॥ तब
कमलयोनि ब्रह्मा श्रीकृष्णका वचन सुनकर कछेक हँसे और फिर सबकी आराध्या कृष्णपूजित राधाकी स्तुति करनेमे प्रवृत्त हुए॥ ११३॥ ऋगादि चारो वेदके
विधाता चतुरानन धाताने भक्तियुक्त हो कन्धे झुकाय चारो मुखसे राधाका स्तव करनेके पीछे उनसे कहा॥ ११४॥हे राधे।गङ्गा तुम्हारे और इन प्रभुके अंगसे उत्पन्न
हुई है पूर्वकालके समय तुम दोनों रासमण्डलमें शंकरका संगीत सुनकर आर्द्र होगई थीं. तुम्हारी वह आर्द्रताही द्रवमयी गङ्गा है ॥ ११५॥ अतएव यह जब तुम्हारे
और श्रीकृष्णके अंगसे उत्पन्न है तब यह तुम्हारी कन्याके समान आदर करनेकी सामग्री है विशेषकर यह तुम्हारे मंत्रमें दीक्षित तुम्हारीही पूजा करती है॥ ११६॥

दिया हुआ सुगंधित ताम्बूल भक्षण करते थे ॥९४॥ मुनि मनुष्य और तपस्वी इत्यादि सबनेही उन पूर्णतम विभु रासेश्वर श्रीकृष्णको देखतेही प्रणाम कि
९५॥एक साथही सबके मनमें हर्ष और आश्चर्य उत्पन्न हुआ तब उन्होंने परस्पर, परस्परके सुखकी अपेक्षा करके अन्तमे ॥ ९६ ॥ अपने मन
प्रकाश करनेके लिये ब्रह्माजीको नियुक्त किया तब चतुरानन ब्रह्मा विष्णुको दक्षिण॥९७॥और वामदेवको वामभागमें लेकर क्रमानुसार श्रीकृष्णके
आगे जाकर रासमण्डलके जिस ओर दृष्टि डाली, उसी ओर देखा कि परमानन्दरूपी परमानन्दयुक्त ॥९८॥ श्रीकृष्ण विराजमान है सबही कृष्णमय सबकाही
आसन एकाकार सबही एक वेष ॥९९॥ सभी द्विभुज और मुरलीधारी है सबकेही गलेमें वनमाला सबकेही चूडेमे मोरपंख और सबकेही वक्षःस्थलमें कौस्तु

परिपूर्णतमंरासेददृशुश्चसुरेश्वरम्॥मुनयोमानवाःसिद्धास्तपसाचतपस्विनः ॥ ९५ ॥ प्रहृष्टमनसःसर्वेजग्मुःपरमविस्मयम् ॥ परस्परंसमालो
क्यप्रोचुस्तेचचतुर्मुखम् ॥ ९६ ॥ निवेदितंजगन्नाथंस्वाभिप्रायमभीप्सितम् ॥ ब्रह्मातद्वचनंश्रुत्वाविष्णुंकृत्वास्वदक्षिणे ॥ ९७ ॥ वामतोवाम
देवंचजगामकृष्णसंनिधिम् ॥ परमानंदयुक्तंचपरमानंदरूपिणीम् ॥ ९८ ॥ सर्वंकृष्णमयंधातादर्दर्शरासमंडले ॥ सर्वसमानवेषंचसमानास
नसंस्थितम् ॥९९॥ द्विभुजंमुरलीहस्तंवनमालाविभूषितम् ॥ मयूरपिच्छचूडंचकौस्तुभेनविराजितम् ॥ १०० ॥ अतीवकमनीयंचसुंदरंशांत
विग्रहम् ॥ गुणभूषणरूपेणतेजसावयसात्विषा ॥ १ ॥ परिपूर्णतमंसर्वंसर्वैश्वर्यसमन्वितम् ॥ किंसेव्यंसेवकंकिंवादृष्ट्वानिर्वक्तुमक्षमः ॥ २ ॥
क्षणंतेजःस्वरूपंचरूपंतत्रस्थितंक्षणम् ॥ निराकारंचसाकारंददर्शद्विविधंक्षणम् ॥ ३ ॥ एकमेवक्षणंकृष्णंराधयारहितंपरम् ॥ प्रत्येकासनसं
स्थचतयासार्धंचतत्क्षणम् ॥४ ॥ राधारूपधरंकृष्णंकृष्णरूपंकलत्रकम् ॥ किंस्त्रीरूपंचपुरुषंविधाताध्यातुमक्षमः ॥५॥ हृत्पद्मस्थंचश्रीकृष्णं
ध्यात्वाध्यानेनचक्षुषा ॥ चकारस्तवनंभक्त्यापरिहारमनेकधा ॥ ६ ॥

भमणि है ॥१००॥उनकी मूर्ति अत्यन्त मनोहर अति सुन्दर और अतीव शान्त है.क्या रूप, क्या गुण, क्या भूषण, क्या प्रभा, क्या अवस्था, क्या कांति,
किसी विषयमेंभी किसीके संग कुछ भिन्नता नहीं है ॥ १०१॥ कोई अपूर्ण नहीं और किसीका ऐश्वर्य न्यूनाधिक नहीं है उनमें कौन प्रभु और कौन सेवक है यह
देखकर कहना कठिन है ॥१०२॥कभी तेजोमूर्तिके अतिरिक्त और कुछ नहीं, कभी दिव्य स्पष्टमूर्ति कभी निराकार कभी साकार कभी द्विविध ॥१०३॥कभी
राधा नहीं केवल कृष्ण विराजमान हैं और कभी प्रति आसनपरही''राधा-कृष्ण''युगल रूपसे विराजमान हैं॥१०४॥कभी कभी राधा कृष्ण रूप धारण करती
है सुतरां ब्रह्माजी उनको स्त्रीरूपी वा पुरुषरूपी कुछ भी स्थिर न करसके॥१०५॥अन्तमें ध्यानद्वारा स्वीय हृदयपद्ममे स्थित कृष्णकी चिन्ता करके भक्तिभावसे

द्वारा उसका सब जल पान करनेमें उद्यत हुई॥८१॥तब गंगाने योगबलसे यह सब बात जान श्रीकृष्णकी शरणागत हो उनके चरणतलमें प्रवेश किया॥८२॥ तब राधाने प्रथम गोलोक फिर गोलोक त्यागकर वैकुण्ठधाम वैकुण्ठ त्यागकर ब्रह्मलोक इसप्रकार योगबलद्वारा एकादि क्रमसे समस्तही देखा किन्तु कहीं भी गंगाका दर्शन न पाया॥८३॥गोलोक धामके सब स्थान जलहीन होकर शुष्कपंक होगये जल जन्तु सब जीवनशून्य होकर निपतित होनेलगे॥८४॥तब ब्रह्मा, विष्णु, शिव, अनन्त, धर्म, इन्द्र,निशाकर,दिवाकर,मनु,मुनि, सिद्ध और तपस्वीगण॥८५॥प्याससे शुष्ककण्ठ और शुष्कतालु हो गोलोक धाममें आय जो सर्वे श्वर प्रकृतिके अतीत पदार्थ वरस्वरूप वरेण्य वरद वरिष्ठ और ईश्वर कारण है, जो गोपिका और गोपकुलमें सबसे प्रधान प्रभु है॥८६॥८७॥जो निराकार निरीह

गंगारहस्यंविज्ञाययोगेनसिद्धयोगिनी ॥ श्रीकृष्णचरणांभोजेविवेशशरणंययौ ॥ ८२ ॥ गोलोकेसाचवैकुण्ठेब्रह्मलोकादिकेतथा ॥ ददर्शराधा सर्वत्रनैवगंगांददर्शसा ॥ ८३ ॥ सर्वत्रजलशून्यंचशुष्कपंकंचगोलकम् ॥ जलजंतुसमूहैश्चमृतदेहैःसमन्वितम् ॥ ८४ ॥ ब्रह्मविष्णुशिवानं तधर्मेन्द्रेंदुदिवाकराः ॥ मनवोमुनयःसर्वे देवसिद्धतपस्विनः ॥ ८५ ॥ गोलोकंचसमाजग्मुःशुष्ककंठोष्ठतालुकाः ॥ सर्वेप्रणेमुर्गोविंदंसर्वेशंप्र कृतेःपरम् ॥८६ ॥ वरंवरेण्यंवरदंवरिष्ठंवरकारणम् ॥ गोपिकागोपवृंदानांसर्वेषांप्रवरंप्रभुम् ॥८७॥ निरीहंचनिराकारंनिर्लिप्तंचनिराश्रयम् ॥ निर्गुणंचनिरुत्साहंनिर्विकारंनिरंजनम् ॥ ८८ ॥ स्वेच्छामयंचसाकारंभक्तानुग्रहकारकम् ॥ सत्त्वस्वरूपंसत्येशंसाक्षिरूपंसनातनम्॥८९॥परं परेशंपरमंपरमात्मानमीश्वरम् ॥ प्रणम्यतुष्टुवुःसर्वेभक्तिनम्रात्मकन्धराः ॥९०॥ सगद्गदाःसाश्रुनेत्राःपुलकांकितविग्रहाः ॥सर्वेसंस्तूयसर्वेशंभ गवंतंपरात्परम् ॥९१॥ज्योतिर्मयंपरंब्रह्मसर्वकारणकारणम्॥अमूल्यरत्ननिर्माणचित्रसिंहासनस्थितम् ॥९२॥ सेव्यमानंचगोपालैःश्वेतचामर वायुना॥गोपालिकानृत्यगीतंपश्यंतंसस्मितंमुदा॥९३॥प्राणाधिकप्रियतमराधावक्षःस्थलस्थितम्॥तयाप्रदत्तंतांबूलंभुक्तवंतंसुवासितम्॥९४॥

निर्लिप्त निराश्रय निर्गुण निरुत्साह निर्विकार और निरंजन हैं॥८८॥जो इच्छामय भक्तोंके प्रति अनुग्रह प्रकाश करनेके लिये आकार धारण करते हैं,जो सत्यस्वरूप सत्येश साक्षिरूपी और सनातन पुरुष है॥८९॥जो पर परमेश परम परमात्मा और परमेश्वर हैं, उनको भक्तिभावसे मस्तक झुकाय प्रणाम करके सब स्तव करनेमें प्रवृत्त हुए॥९०॥सबही भक्तिभावसे गद्गद सबहीके नेत्रोंसे प्रेमाश्रुधार भरे और सबकाही कलेवर रोमाञ्चित हुआ ऐसे वे परात्पर भगवानकी स्तुति करने लगे॥९१॥ जो ज्योतिर्मय परब्रह्म जो समस्त कारणोंके भी कारण जो अमूल्य रत्ननिर्मित सिंहासनपर विराजमान॥९२॥ गोपालगण जिनका श्वेतचामरसे बीजन करते थे, जो परमानन्दपूर्वक हास्यवदनसे गोपिकाओंका नृत्य गीत दर्शन और श्रवण करते थे॥९३॥ जो प्राणोंसे भी प्रियतमा राधाके वक्षस्थलमें स्थित होकर उसका

पांचवें मनमें विचारकर देखो, फिर एकदिन आप सर्वाङ्गमें चंदन विलेपन और गलेमें पुष्पमाला डाल सज्जित हो रत्नभूषणोंसे विभूषित और गंध चर्चित ॥७०॥७१॥क्षमा नाम्नी गोपीकेसंग पुष्पसमाकीर्ण चन्दनादि युक्त सुखशय्यापर शयन करके सुखपूर्वक सोरहे थे यही नहीं वरन् नव समा पीछे परस्परको आलिंगनपूर्वक नींदमें ऐसे अभिभूत हुए थे कि मेरे जाकर जगानेसे दोनोंकी निद्रा भंग हुई ॥ ७२ ॥ मैंने आपका पीताम्बर मनोहर मुरली वनमाला कौस्तुभ और अमूल्य रत्नकुंडल लेलियेथे॥७३॥ फिर सखियोंके अनेक यत्न और वचनोंसे पुनर्वार प्रदान किये प.प और लज्जासे आपका देह काले वर्ण होगया था॥७४॥इसके पीछे क्षमाने लज्जासे देह त्यागकर पृथ्वीमें गमन किया इसीकारण क्षमाका शरीर श्रेष्ठतम गुणका आधार हुआ है॥७५॥अनन्तर

मयापूर्वंचत्वंदृष्टोगोप्याचक्षमयासह ॥ सुवेषयुक्तोमालावान्गंधचंदनचर्चितः ॥ ७० ॥ रत्नभूषितयागंधचंदनोक्षितयासह ॥ सुखेनमूर्च्छित स्तल्पेपुष्पचंदनचर्चिते ॥ ७१ ॥ श्लिष्टोनिद्रितयासद्यःसुखेननवसंगमात् ॥ मयाप्रबोधितासाचभवांश्चस्मरणंकुरु ॥ ७२ ॥ गृहीतंपीतवस्त्रं चमुरलीचमनोहरा ॥ वनमालाकौस्तुभश्चाऽप्यमूल्यंरत्नकुंडलम् ॥ ७३ ॥ पश्चात्प्रदत्तंप्रेम्णाचसखीनांवचनाद्दहो ॥ लज्जयाकृष्णवर्णोभूद्भवा न्पापेनयःप्रभो ॥ ७४ ॥ क्षमादेहंपरित्यज्यलज्जयापृथिवींगता ॥ ततस्तस्याःशरीरंचगुणश्रेष्ठंबभूवह ॥ ७५ ॥ संविभज्यत्वयादत्तंप्रेम्णाप्ररु दतापुनः ॥ किंचिद्दत्तंविष्णवेचवैष्णवेभ्यश्चकिंचन ॥ ७६ ॥ धार्मिकेभ्यश्चधर्मायदुर्बलेभ्यश्चकिंचन ॥ तपस्विभ्योऽपिदेवेभ्यःपंडितेभ्यश्च किंचन ॥ ७७ ॥ एतत्तेकथितंसर्वंकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ त्वद्गुणंचैवबहुशोनजानामिपरंप्रभो ॥७८ ॥ इत्येवमुक्त्वासाराधारक्तपंकजलो चना ॥ गगांवक्तुंसमारेभेनम्रास्यांलज्जितांसतीम्॥७९॥गंगारहस्यंविज्ञाययोगेनसिद्धयोगिनी ॥ तिरोभूयसभामध्येस्वजलप्रविवेशसा॥८०॥ राधायोगेनविज्ञायसर्वत्राऽवस्थितांचताम् ॥ पानंकर्तुंसमारेभेगंडूषात्सिद्धयोगिनी ॥ ८१ ॥

आपने प्रणयवश अत्यन्त दुःखित हो उस देहको विभागकर कुछ विष्णुको कुछ वैष्णवोंको ॥ ७६॥ कुछ धर्मको कुछ धार्मिकोंको कुछ दुर्बलोंको कुछ तपस्वियोंको कुछ देवताओंको और कुछ पंडितोंको प्रदान कियाथा ॥ ७७ ॥ हे प्रभो ! मै तुम्हारे गुणोंके विषयमें जितना जानती हूं वह सब कहदिया अब क्या सुननेकी अभिलाषा है? इनके अतिरिक्त और भी आपके अनेक गुण है किन्तु उनको मैं अधिक नहीं जानती ॥ ७८ ॥ इस समय लाल कमलके समान नेत्रोंवाली राधा कृष्णसे इसप्रकार कहकर उनकी बगलमें बैठी हुई लज्जासे नम्रमुखी गंगाकी यथोचित भर्त्सना करने लगी॥७९॥तब सिद्धयोगिनी गंगा योगबलसे समस्त रहस्य जान तत्काल सभासे अन्तर्धान हो अपनी जलमयी मूर्तिमें विलीन हुई ॥ ८० ॥ सिद्धयोगिनी राधाभी योगबलसे गंगाका रहस्यभेद जानकर चुल्लू

उपस्थित हुई ॥ ५८ ॥ वह प्रभाही सूर्यमण्डलके तीव्र तेजस्वरूपमें परिणत हुई है आपनेही प्रणयविच्छेदके कारण मनमें क्षुभित हो रुदन करते करते ॥५९॥ कुछ नेत्र लज्जा और कुछ मेरे भयसे उस प्रभाको विभाग करके कुछ हुताशनमे कुछ यक्षमें ॥६०॥ कुछ पुरुषसिंहमे कुछ देवताओंमें कुछ वैष्णवोंमें कुछ नागों में ॥ ६१ ॥ कुछ ब्राह्मणोंमे कुछ मुनियोंमें कुछ तपस्वियोमें कुछ यशस्वियोंमें एवं कीर्तिमती और सौभाग्यवती अबलाओंमे समर्पण किया है ॥ ६२ ॥ पूर्वमें प्रभाका इसप्रकार विभाग करके उसके वियोगमें आपको रुदन करना पडा था चौथे मैने रासमंडलमें आपको शान्ति नामक गोपीके संग प्रेमासक्त होते देखा है ॥६३॥वसन्तके आगममे आप एक दिन गलेमें पुष्पमाला डाले और सर्वाङ्गमे चंदन विलेपनपूर्वक रत्नमय भूषणोंसे विभूषित हो रत्नदीपविराजित रत्नमंदिरमें

ततस्तस्याःशरीरंचतीव्रंतेजोबभूवह ॥ संविभज्यत्वयादत्तंप्रेम्णाप्ररुदतापुरा ॥ ५९ ॥ विसृष्टंचक्षुषोःकृष्णलज्जयामद्भयेनच ॥ हुताशनायकिंचिद्यक्षेभ्यश्चाऽपिकिंचन ॥ ६० ॥ किंचित्पुरुषसिंहेभ्योदेवेभ्यश्चाऽपिकिंचन ॥ किंचिद्विष्णुजनेभ्यश्चनागेभ्योऽपिचाकिंचन ॥ ६१ ॥ ब्राह्मणेभ्योमुनिभ्यश्चतपस्विभ्यश्चकिंचन ॥ स्त्रीभ्यःसौभाग्ययुक्ताभ्योयशस्विभ्यश्चकिंचन ॥ ६२ ॥ तत्तुदत्त्वाचसर्वेभ्यःपूर्वंप्ररुदितंत्वया ॥ शांतिगोप्यायुतस्त्वंचदृष्टोऽसिरासमंडले ॥ ६३ ॥ वसंतेपुष्पशय्यायांमाल्यवांश्चंदनोक्षितः ॥ रत्नप्रदीपैर्युक्तेचरत्ननिर्माणमंदिरे ॥ ६४ ॥ रत्नभूषणभूषाढ्योरत्नभूषितयासह ॥ तयादत्तंचतांबूलंभुक्तवांश्चपुराविभो ॥ ६५ ॥ सद्योमच्छब्दमात्रेणतिरोधानंकृतंत्वया ॥ शांतिर्देहंपरित्यज्यभियालीनात्वयिप्रभो ॥ ६६ ॥ ततस्तस्याःशरीरंचगुणश्रेष्ठंबभूवह ॥ संविभज्यत्वयादत्तंप्रेम्णाप्ररुदतापुरा ॥ ६७ ॥ विश्वेतुविपिनेकिंचिद्ब्रह्मणेचमयिप्रभो ॥ शुद्धसत्त्वस्वरूपायैकिंचिल्लक्ष्म्यैपुराविभो ॥ ६८ ॥ त्वन्मंत्रोपासकेभ्यश्चशाक्तेभ्यश्चाऽपिकिंचन ॥ तपस्विभ्यश्चधर्मायधर्मिष्ठेभ्यश्चकिंचन ॥ ६९ ॥

॥ ६४ ॥ वस्त्रालंकारसे विभूषिता शान्ति गोपीके संग पुष्पशय्यापर शयन करके प्रणयिनीका दिया हुआ ताम्बूल चर्वण करते थे ॥ ६५ ॥ आपने मेरा शब्द सुनतेही तत्काल प्रस्थान किया शान्ति गोपीभी लज्जा और भयसे देह त्यागकर एकवारही आपके शरीरमें लीन हुई॥६६॥इससेही शान्ति गुण श्रेष्ठ कहकर परिगणित हुई है आपनेभी प्रणयभंगसे रुदन करते करते शान्तिके देहको विभाग करके॥६७॥विश्व संसारके मध्य कुछ वनस्थलमें कुछ ब्रह्माको कुछ मुझको कुछ शुद्धसत्त्वस्वरूप लक्ष्मीको॥६८॥कुछ अपने मंत्रोपासकोंको कुछ मेरे मंत्रोपासकोंको कुछ तपस्वियोंको कुछ धर्मको और कुछ धार्मिकोंको प्रदान कियाथा ॥६९॥

उसका विस्तार बहुत योजन और दैर्घ्य इससे चतुर्गुण है, अद्यापि आपकी कीर्तिस्वरूपा वह विरजा विद्यमान है ॥ ४८ ॥ विरजाकी यह घटना देखनेके पीछे मेरे गृह प्रस्थान करनेपर आप फिर उसके निकट जाय उच्चस्वरसे " विरजे विरजे " कहकर रुदन करते फिरे थे ॥ ४९ ॥ जब आपके चिल्लाहट शब्दसे उस सिद्धयोगिनीने योगबलद्वारा जलसे उत्थित होकर आपको भूषणभूषित अपनी दिव्यमूर्ति दिखाई ॥ ५० ॥ तब आप उसको खैचकर संगममें प्रवृत्त हुए और उसमें वीर्य निक्षेप किया, विरजाके क्षेत्रमें वीर्याधान करनेसेही सात समुद्रोंकी उत्पत्ति हुई है ॥५१॥ दूसरे एक दिन चम्पकवनमें शोभानामक गोपीके संग संगत होते देखा था उस दिनभी आप मेरे पैरका शब्द सुनकर भाग गये थे ॥५२॥ किन्तु शोभाने लज्जासे अपना कलेवर त्यागकर चन्द्रमण्डलमें प्रस्थान किया वह

कोटियोजनविस्तीर्णाततोदैर्घ्येचतुर्गुणा ॥ अद्याऽपिविद्यमानासातवसत्कीर्तिरूपिणी ॥ ४८ ॥ गृहंमयिगतायांचपुनर्गत्वातदंतिके ॥ उच्चैरुरो
दविरजेविरजेचेतिसंस्मरन् ॥४९॥ तदातोयात्समुत्थायसायोगात्सिद्धयोगिनी ॥ सालंकारामूर्तिमतीददौतुभ्यंचदर्शनम् ॥५०॥ ततस्तांच
समाक्षिप्यवीर्याधानंकृतंत्वया ॥ ततोबभूवुस्तस्यांचसमुद्राःसप्तएवच ॥ ५१ ॥ दृष्टस्त्वंशोभयागोप्यायुक्तश्चंपककानने ॥ सद्योमच्छब्दमा
त्रेणतिरोधानंकृतंत्वया ॥५२॥ शोभादेहंपरित्यज्यजगामचंद्रमंडले ॥ ततस्तस्याःशरीरंचस्निग्धंतेजोबभूवह॥५३॥संविभज्यत्वयादत्तंहृद
येनविदूयता ॥ रत्नायकिंचित्स्वर्णायकिंचिन्मणिवरायच ॥ ५४ ॥ किंचित्स्त्रीणांमुखाब्जेभ्यःकिंचिद्राज्ञेचकिंचन ॥ किंचित्किसलयेभ्य
श्चपुष्पेभ्यश्चाऽपिकिंचन ॥ ५५ ॥ किंचित्फलेभ्यःपक्केभ्यःसस्येभ्यश्चाऽपिकिंचन ॥ नृपदेवगृहेभ्यश्चसंस्कृतेभ्यश्चकिंचन ॥ ५६ ॥ किंचिन्नू
तनपत्रेभ्योदुग्धेभ्यश्चाऽपिकिंचन ॥ दृष्टस्त्वंप्रभयागोप्यायुक्तोवृंदावनेवने ॥ ५७ ॥ सद्योमच्छब्दमात्रेणतिरोधानंकृतंत्वया॥प्रभादेहंपरि
त्यज्यजगामसूर्यमंडले ॥ ५८ ॥

शोभाही चन्द्रमण्डलकी स्निग्ध तेजस्वरूपिणी है॥५३॥ शोभाकी इसप्रकार दुर्दशा होनेपर आपनेही दुःखित अन्तःकरणसे उसका विभाग करके कुछ रत्नमें कुछ सुवर्णमे, कुछ उत्कृष्ट मणिमण्डलमें ॥५४ ॥ कुछ स्त्रियोंके मुखकमलमें, कुछ राजशरीरमें, कुछ वृक्षपत्रमें, कुछ पुष्पमें॥५५॥ कुछ पकेहुए फलोंमें, कुछ धान्यमें, कुछ नृप और देवतायतन ( देवस्थान ) मे, कुछ कुछ सुसंस्कृत पदार्थोंमें ॥ ५६ ॥ कुछ कुछ नवकिसलयमें और कुछ थोडासा दूधमे प्रदान किया था, तीसरे आपको वृन्दावनमें प्रभा गोपीके संग संगत होते देखा है ॥ ५७ ॥ मेरा शब्द सुनतेही आपके भागनेपर प्रभाभी लज्जासे देह त्यागकर सूर्यमण्डलमें

१ इनके अधिष्ठाता पुरुष ।

तादृश उज्ज्वल सभा है, किन्तु राधाके रूपसे सब आच्छादित होरही हैं. वह सिंहासनपर बैठकर सखीका दिया हुआ ताम्बूल चाबने लगीं ॥३७॥ वह सब जगत्को उत्पन्न करनेवाली हैं, किन्तु उनको उत्पन्न करनेवाला कोई नहीं है वह धन्या मान्या और मानिनी हैं वह श्रीकृष्णकी प्राणेश्वरी और प्राणोंसे भी प्रियतमा रमणी है ॥ ३८ ॥ हे देवर्षे ! सुरेश्वरी गंगा अनिमेष लोचनसे वारम्वार उनको देखने लगीं, किन्तु किसीप्रकारभी उनके नेत्र व उनका मन तृप्त नहीं हुआ ॥ ३९ ॥ इसी समय शान्तमूर्ति राधाने विनीतभाव, हास्यवदन और मधुरवचनद्वारा जगदीश्वर श्रीकृष्णसे कहा ॥ ४० ॥ राधा बोली हे प्राणेश्वर ! आपके पार्श्वमें हास्यवदन वक्रलोचन उत्सुकचित्तसे जो वदनसुधाकरका पान कररही है ॥ ४१ ॥ यह कल्याणी कौन है ? यह आपका रूप देखकर एकबारही मोहित हुई है; इसका सब शरीर रोमाञ्चित दीखता है, यह वस्त्रसे अपना मुखमंडल ढककर वारम्वार आपको देखती है ॥ ४२ ॥ और

अजन्यांसर्वजननींधन्यांमान्यांचमानिनीम् ॥ कृष्णप्राणाधिदेवींचप्राणप्रियतमांरमाम् ॥ ३८ ॥ दृष्ट्वाराकेश्वरींतृप्तिंनजगामसुरेश्वरी ॥ निमेषरहिताभ्यांचलोचनाभ्यांपपौचताम् ॥ ३९ ॥ एतस्मिन्नंतरेराधाजगदीशमुवाचसा ॥ वाचामधुरयाशांताविनीतासस्मितामुने ॥ ४० ॥ राधोवाच ॥ केयंप्राणेशकल्याणीसस्मितात्वन्मुखांबुजम् ॥ पश्यंतीसस्मितंपार्श्वेसकामावक्रलोचना ॥ ४१ ॥ मूर्च्छांप्राप्नोतिरूपेणपुलकांकितविग्रहा ॥ वस्त्रेणमुखमाच्छाद्यनिरीक्षंतीपुनःपुनः ॥ ४२ ॥ त्वंचाऽपितांसंनिरीक्ष्यसकामःसस्मितःसदा ॥ मयिजीवतिगोलोकेभूतादुर्वृत्तिरीदृशी ॥ ४३ ॥ त्वमेवचैवदुर्वृत्तंवारंवारंकरोषिच ॥ क्षमांकरोमिप्रेम्णाचस्त्रीजातिःस्निग्धमानसा ॥ ४४ ॥ संगृह्यमांप्रियामिष्टांगोलोकाद्गच्छलंपट ॥ अन्यथानहितेभद्रंभविष्यतिव्रजेश्वर ॥ ४५ ॥ दृष्टस्त्वंविरजायुक्तोमयाचंदनकानने ॥ क्षमाकृतामयापूर्वंसखीनांवचनादहो ॥ ४६ ॥ त्वयामच्छब्दमात्रेणतिरोधानंकृतंपुरा ॥ देहंतत्याजविरजानदीरूपाबभूवसा ॥ ४७ ॥

आपभी इसको देखकर उत्सुकचित्तसे हास्य करते हैं, यह क्या व्यापार है ? मेरे गोलोकमें विद्यमान रहते ऐसा कुव्यवहार आरम्भ क्यों हुआ? ॥ ४३ ॥ आप तो वारम्वार इसप्रकार दुष्कर्म करते हैं किन्तु क्या करूं मैं स्त्री जाति स्वभावसेही सरलचित्त प्रणयके वश होकर समस्तही क्षमा करती हूं ॥ ४४ ॥ हे लम्पट आप शीघ्र अपनी प्रणयिनीको लेकर गोलोकसे चले जाइये नहीं तो यह कार्य आपको कल्याणदायक नहीं है ॥ ४५ ॥ पहिले एक दिन चन्दनवनमें गोपाङ्गना विरजाके संग इसीप्रकार मिलित देखा था, किन्तु क्या करूं सखियोंके अनुरोधसे उसको क्षमा किया ॥ ४६ ॥ उस समय आप मेरे पैरका शब्द सुनकर भागगये थे और विरजाने लज्जाके कारण देहत्याग करके नदीरूप धारण किया है ॥ ४७ ॥

वक्र कवरीभार कंपित होने लगा चारु रागसंयुक्त ओष्ठ प्रस्फुरित होने लगा ॥२५॥ वह रोषयुक्त गमन करके श्रीकृष्णके पार्श्वमें रत्नमय सिंहानपर बैठ गईं और उनकी अनुगामिनी सखियें भी यथा स्थानमें बैठगईं ॥२६॥ श्रीकृष्ण राधाको देखतेही संभ्रम और हास्यवदनसे उठकर सादर संभाषणपूर्वक मीठी बातें करने लगे ॥ २७ ॥ गोपियें संत्रस्त होकर मस्तक झुकाय प्रणामपूर्वक भक्तियुक्त हो स्तव करने लगीं. तब श्रीकृष्ण भी उनकी स्तुति करने लगे ॥ २८ ॥ इसी समय देवी गंगानेभी उठकर अनेक स्तव स्तुति करके भय सहित विनयनम्र वचनोंसे कुशलप्रश्न पूछा ॥ २९ ॥ भयसे उनका कंठ ओष्ठ और तालु शुष्क होगया उन्होंने नम्रभावसे श्रीकृष्णके चरणोंमें शरण ग्रहण की ॥३०॥ जब श्रीकृष्णने हृदयसे लगाय अभय प्रदान किया तब उनका चित्त स्थिर हुआ ॥३१॥

सुचारुकबरीभारंकंपयंतीसुकंपिता ॥सुचारुरागसंयुक्तमोष्ठकंपयतीरुषा ॥२५॥ गत्वोवासकृष्णपार्श्वेरत्नसिंहासनेशुभे॥ सखीनांचसमूहैश्चप रिपूर्णाविभोःप्रिया ॥२६॥ तांदृष्ट्वाचसमुत्तस्थौकृष्णःसादरपूर्वकम् ॥ संभाष्यमधुरालापैःसस्मितश्चससंभ्रमः॥२७॥प्रणेमुरतिसंत्रस्तागोपान म्रात्मकंधराः॥तुष्टुवुस्तेचभक्त्याचतुष्टावपरमेश्वरः॥२८॥ उत्थायगंगासहसास्तुतिबहुचकारसा॥कुशलंपरिपप्रच्छभीताऽतिविनयेनच ॥२९॥ नम्रभागस्थितात्रस्ताशुष्ककण्ठोष्ठतालुका ॥ ध्यानेनशरणायत्ताश्रीकृष्णचरणांबुजे॥३०॥तांहृत्पद्मस्थितांकृष्णोभीतायैचाऽभयंददौ ॥बभू वस्थिरचित्तासासर्वेश्वरवरेणच॥३१॥ऊर्ध्वेसिंहासनस्थांचराधांगंगाददर्शसा ॥ सुस्निग्धांसुखदृश्यांचज्वलंतींब्रह्मतेजसा॥३२॥असंख्यब्रह्मणः कर्त्रीमादिसृष्टेःसनातनीम् ॥ सदाद्वादशवर्षीयांकन्याभिनवयौवनाम् ॥३३॥ विश्ववृंदेनिरुपमांरूपेणचगुणेनच ॥ शांतांकांतामनंतांतामाद्यंत रहितांसतीम्॥३४॥शुभांसुभद्रांसुभगांस्वामिसौभाग्यसंयुताम्॥सौंदर्यसुंदरींश्रेष्ठांसर्वासुसुंदरीषुच ॥३५॥कृष्णार्धांगांकृष्णसमांतेजसावयसा त्विषा॥पूजितांचमहालक्ष्मींलक्ष्म्यालक्ष्मीश्वरेणच॥३६॥प्रच्छाद्यमानांप्रभयासभामीशस्यसुप्रभाम्॥सखीदत्तंचतांबूलंभुक्तवतींचदुर्लभम्३७

हे वत्स नारद ! उसी समय सुरेश्वरी गंगाने सिंहासनपर विराजमान सुस्निग्धा सुखदृश्या राधाको देखा कि, मानों ब्रह्मतेजसे ज्वलित होरही हैं ॥ ३२ ॥ वह सृष्टिके आदिमें असंख्य ब्रह्माकी एकमात्र कर्त्री और सनातनी हैं,उनके देखनेसे बोध होता है मानों बारहवर्षकी नव यौवना कन्या हैं ॥ ३३ ॥ किसी विश्वमें ऐसी रूपवती वा ऐसी गुणवती रमणी दूसरी दिखाई नहीं देती. वह शान्त कान्त अनन्त और आद्यन्तरहित हैं॥३४॥ वह शुभा,सुभद्रा,ऐश्वर्यवती और स्वामिसौभाग्यशालिनी हैं, वह सम्पूर्ण रमणियोंमें प्रधान रत्न हैं, देखनेसे बोध होता है मानों समुदायसौन्दर्य एकत्र सन्निवेशित हुआ है ॥ ३५ ॥ वह श्रीकृष्णका अर्द्ध शरीर हैं. क्या तेज, क्या वयस्, क्या कान्ति, सर्वांशमेंही कृष्णके समान हैं. लक्ष्मी और लक्ष्मीकान्त दोनोंही उनकी पूजा करते हैं ॥ ३६ ॥ श्रीकृष्णकी

है ॥ ११ ॥ १२ ॥ और गण्डोपारि कस्तूरी पत्रकी रचना होनेसे क्या सुंदरता हुई है, उनके दोनों ओष्ठोंने बन्धूक पुष्पके समान रक्तवर्ण आभा धारण की
है ॥ १३ ॥ उनके दाँतोकी पंक्ति देखनेसे बोध होता है मानो सुपक्व दाडिमबीज श्रेणीबद्ध होकर स्थापित है. उन्होंने नीवीस्थान (चीन) पर्यन्त अग्नि विशुद्ध वस्त्र
युगल धारण किये हैं ॥ १४ ॥ हे वत्स नारद ! ऐसी रूपलावण्यवती और वेषभूषासंपन्न गंगा रतिलाभकी इच्छा कर लज्जाभावसे वस्त्रांचलसे अपना मुख ढक
श्रीकृष्णके पार्श्वमें बैठ अनिमेष नयनोंसे ॥ १५ ॥ परमानन्दपूर्वक उनका चन्द्रवदन पान करने लगीं. नवसमागम लाभके आनंदसे उनका मुखकमल अत्यन्त
प्रफुल्लित होगया ॥ १६ ॥ वह श्रीकृष्णका रूप देखकर मूर्च्छित होगई उनका सर्वांग रोमाञ्चित होगया. इसी अवसरमें कृष्णप्राणा राधिका वहां उपस्थित हुई
॥ १७ ॥ तीस करोड गोपी उनकी सहगामिनी थीं उनका रूप देखनेसे बोध होता है, मानों एक कालमें करोड सूर्य उदय हुए हैं. गंगाको श्रीकृष्णके पार्श्वमें

कस्तूरीपत्रिकायुक्तंगंडयुग्मंमनोरमम् ॥ बंधूककुसुमाकारमधरोष्ठंचसुंदरम् ॥ १३ ॥ पक्वदाडिमबीजाभदंतपंक्तिसमुज्ज्वलम् ॥ वाससीवह्नि
शुद्धेचनीवीयुक्तेचबिभ्रती ॥ १४ ॥ सासकामाकृष्णपार्श्वेसमुवासससुलज्जिता ॥ वाससामुखमाच्छाद्यलोचनाभ्यांविभोर्मुखम् ॥ १५ ॥ निमे
परहिताभ्यांचपिबंतीसततंमुदा ॥ प्रफुल्लवदनाहर्पान्नवसंगमलालसा ॥ १६ ॥ मूर्च्छिताप्रभुरूपेणपुलकांकितविग्रहा ॥ एतस्मिन्नंतरेतत्रविद्य
मानाचराधिका ॥ १७ ॥ गोपीत्रिंशत्कोटियुक्ताकोटिचंद्रसमप्रभा ॥ कोपेनारक्तपद्मास्यारक्तपंकजलोचना ॥ १८ ॥ पीतचंपकवर्णाभागजेंद्र
मंदगामिनी ॥ अमूल्यरत्ननिर्माणनानाभूषणभूषिता ॥ १९ ॥ अमूल्यरत्नखचितममूल्यंवह्निशौचकम् ॥ पीतवस्त्रस्ययुगलंनीवीयुक्तंचबिभ्र
ती ॥ २० ॥ स्थलपद्मप्रभामुष्टंकोमलंचसुरंजितम् ॥ कृष्णदत्तार्घ्यसंयुक्तंविन्यसंतीपदांबुजम् ॥ २१ ॥ रत्नेंद्रसारनिर्माणविमानादवरुह्यसा ॥
सेव्यमानाचऋषिभिः श्वेतचामरवायुना ॥ २२ ॥ कस्तूरीबिंदुभिर्युक्तंचंदनेनसमन्वितम् ॥ दीप्तदीपप्रभाकारंसिंदूरंबिंदुशोभितम् ॥ २३ ॥
दधतीभालमध्येचसीमंताधःस्थलोज्ज्वले ॥ पारिजातप्रसूनानांमालायुक्तसुबंकिमम् ॥ २४ ॥

बैठी देख क्रोधसे उनका मुखमण्डल और दोनों नेत्र रक्तपद्मके समान रक्तवर्ण होगये ॥ १८ ॥ उनका वर्ण पीत चंपकके समान और गमन मदवाले हाथी
के समान था. वह अमूल्य रत्ननिर्मित अनेक प्रकारके भूषणोसे विभूषित थीं ॥ १९ ॥ अमूल्य रत्नखचित अग्निपरीक्षित बहुमूल्य परिधेय पीताम्बरयुगल उन
के नीविस्थानमें आबद्ध थे ॥ २० ॥ श्रीकृष्ण प्रदत्त अर्घ्यमें समायुक्त स्थलपद्म प्रभाविनिन्दित सुरञ्जित चरणकमल पग पगमें विन्यस्त होते थे ॥ २१ ॥ वह
उत्कृष्ट निर्मित विमानसे चढकर जब मंद मंद गमन करती थीं, उस समय ऋषिगण उनका श्वेत चामरसे वीजन करते थे ॥ २२ ॥ उनके सीमन्तके अधोभा
गमें सिन्दूरविन्दु उज्ज्वल दीपशिखाके समान प्रभा विस्तार करता था उनके दोनों पार्श्वोंमें कस्तूरीबिन्दु और चन्दनबिन्दु विराजमान था ॥ २३ ॥ वह जैसेही
क्रोधसे कंपित होने लगीं, वैसेही उनका पारिजातपुष्पमाला वेष्टित ॥ २४ ॥

देवर्षि नारदने कहा हे सुरेश्वर ! कलिके पांच हजार वर्ष बीतनेपर देवी गंगा किसलोकमें गई थीं ? सो कहिये ॥ १॥ नारायणने कहा हे वत्स !भागीरथी भारतीके शापसे भारतमें अवतीर्ण होकर फिर ईश्वरकी इच्छासे शापके अन्तमे वैकुण्ठ धामको गईं॥२॥ और इस ओर भी जैसेही शापका अवसान हुआ उसी समय भारती और पद्मावती दोनो भारत त्यागकर नारायणके समीप गईं ॥३॥ गंगा लक्ष्मी और सरस्वती यह तीन एवं तुलसी यह चार श्रीहरिकी प्रियतमा है ॥४॥ नारदने कहा हे भगवन् ! गंगा किसप्रकार विष्णुके पादपद्मसे उत्पन्न हुई ?ब्रह्माजीने किस निमित्त उनको कमण्डलुमें धरा था. सुना है कि, वह शिवकीपत्नी हैं ॥ ५ ॥ तो फिर किसप्रकार नारायणकी पत्नी हुईं?हे मुनिवर ! यह सब वृत्तान्त आदिसे अन्ततक मेरे निकट वर्णन कीजिये ॥६ ॥ नारायणने कहा हे मुने ! पूर्वकालके समय गंगाने शिवलोकमें द्रवमूर्ति धारण की थी. गंगा श्रीकृष्ण और राधाके अंगसे उत्पन्न है सुतरां वह दोनोंकाही अंश और आत्मस्वरूपिणी है॥ ७॥

नारदउवाच ॥ कलेःपंचसहस्राब्देसमतीतेसुरेश्वर ॥ क्वगतासामहाभागतन्मेव्याख्यातुमर्हसि ॥ १ ॥ नारायणउवाच ॥ भारतंभारतीशापात्समागत्येश्वरेच्छया ॥ जगामतत्रवैकुंठेशापान्तेपुनरेवसा ॥ २ ॥ भारतीभारतंत्यक्त्वाजगामहरेःपदम् ॥ पद्मावतीचशापांतेगंगासाचैवनारद ॥ ३ ॥ गंगासरस्वतीलक्ष्मीश्चैतास्तिस्रःप्रियाहरेः ॥ तुलसीसहितात्रह्मंश्चतस्रःकीर्तिताःश्रुतौ ॥ ४ ॥ नारदउवाच ॥ केनोपायेनसा देवीविष्णुपादाब्जसंभवा ॥ ब्रह्मकमंडलुस्थाचश्रुताशिवप्रियाचसा ॥ ५ ॥ बभूवसामुनिश्रेष्ठगंगानारायणप्रिया ॥ अहोकेनप्रकारेणतन्मेव्याख्यातुमर्हसि ॥६॥ श्रीनारायणउवाच ॥ पुराबभूवगोलोकेसागंगाद्रवरूपिणी ॥ राधाकृष्णांगसंभूतातदंशातत्स्वरूपिणी ॥ ७ ॥ द्रवाधिष्ठातृदेवीयारूपेणाऽप्रतिमाभुवि ॥ नवयौवनसंपन्नासर्वाभरणभूपिता ॥ ८॥ शरन्मध्याह्नपद्मास्यासस्मितासुमनोहरा ॥ तप्तकांचनवर्णाभाशरच्चंद्रसमप्रभा ॥९॥ स्निग्धप्रभाऽतिशुस्निग्धाशुद्धसत्त्वस्वरूपिणी ॥ सुपीनकठिनश्रोणिःसुनितंबयुगंबरा॥१०॥ पीनोन्नतंसुकठिनंस्तनयुग्मंसुवर्तुलम् ॥ सुचारुनेत्रयुगलंसुकटाक्षंसुवंक्रिमम् ॥११॥ वंक्रिमंकबरीभारंमालतीमाल्यसंयुतम्॥ सिंदूरबिंदुललितंसार्धचंदनबिंदुभिः॥१२॥

वह जलकी अधिष्ठात्री देवी है उनके समान रूपवती भूमंडलमें दूसरी नहीं है वह नवयौवनसे युक्त और सब प्रकारके अलंकारोंसे अलंकृत है ॥८॥ शरत्कालीन मध्याह्नपंकजके समान उनके मुखमें हँसी रहती है. रूप अतीव मनोहर शरीरका वर्ण तप्तकांचनके समान और प्रभा शरत्कालीन चन्द्रमाके समान है ॥ ९ ॥ उनकी प्रभाके देखनेसे नयन और मन अतिशय स्निग्ध होते है वह स्वयं अतिशुद्ध सत्त्वस्वरूपा है और नितम्ब पीन और कठिन है, उनके ऊपर अत्युत्कृष्ट वस्त्र ढका हुआ है ॥ १० ॥ उनके दोनो स्तन पीन, उन्नत, कठिन और सुगोल हैं नयनयुगल अतिमनोहर सदा वक्रभावसे अपाङ्गमे विलोकन ॥ एक तो सुवंक्रिमभावसे कवरी बन्धन उसके ऊपर मालतीमालाके समर्पित होनेसे अधिक मनोहर हुई है, उनके भालमें चन्दनबिन्दुके ऊपर सिन्दूर लगा होनेसे शोभाकी सीमा नहीं

निष्फल होगा अतएव तुम सात्त्विक तामसिकादि भेदसे पंचप्रकार तथा नानाप्रकार लोकोंकी सृष्टि करो तो॥६९॥अपने कर्मके वश कोई भूलोकवासी और कोई
कोई द्युलोकवासी होंगे. हे ब्रह्मन्!यदि महादेव देवसभाके सामने ॥७०॥ तंत्रशास्त्र बनानेके विषयमें दृढ प्रतिज्ञा करैं तो मै अपनी मूर्त्ति दिखाऊँ. हे वत्स नारद!
सनातन पुरुष श्रीकृष्ण यह कहकर विरत होगये ॥७१॥इसप्रकार आकाशवाणीके अन्तमे जगत्कर्त्ता ब्रह्माजीने उसको सुननेसे आनन्दित होकर शिवजीको उस
आकाशवाणीका मर्म समझाया. ज्ञानियोंमें अग्रणी ज्ञानके अधीश्वर भूतनाथने विधाताका वचन सुन ॥ ७२॥ गंगाजल हाथमें लेकर प्रतिज्ञापूर्वक कहा मै राधा
मंत्रसे परिपूर्ण वेदका अविरोधी ॥ ७३ ॥ तंत्र शास्त्र प्रणयन करूंगा गंगाजल स्पर्श करके यदि कोई मिथ्या बात कहै ॥ ७४ ॥ तो वह ब्रह्माकी अवस्थाके
कालतक घोरतर कालसूत्र नामक नरकमें वास करता है. हे द्विजवर ! गोलोकस्थित सुरसभाके सामने जब भगवान् शंकरने इसप्रकार कहा॥७५॥तब श्रीकृष्ण
पृथिवीवासिनःकेचित्केचित्स्वर्गनिवासिनः ॥ इदंकर्तुंमहादेवःकरोतिदेवसंसदि ॥ ७० ॥ प्रतिज्ञांसुदृढांसद्यस्ततोमूर्तिंचद्रक्ष्यति ॥ इत्येवमु
क्त्वागगनेविररामसनातनः॥ ७१ ॥ तच्छ्रुत्वाजगतांधातातमुवाचशिवंमुदा ॥ ब्रह्मणोवचनंश्रुत्वाज्ञानेशोज्ञानिनांवरः ॥ ७२ ॥ गंगातोयंक
रेकृत्वास्वीकारंचचकारसः ॥ संयुक्तंविष्णुमायायामंत्रौघैःशास्त्रमुत्तमम् ॥ ७३ ॥ वेदसारंकरिष्यामिप्रतिज्ञापालनायच ॥ गंगातोयमुपस्पृ
श्यमिथ्यायदिवदेज्जनः॥७४॥सयातिकालसूत्रंचयावद्वैब्रह्मणोवयः॥इत्युक्तेशंकरेब्रह्मन्गोलोकेसुरसंसदि ॥७५॥आविर्बभूवश्रीकृष्णोराधयास
हितस्ततः ॥ तंसुदृष्ट्वाचसंहृष्टास्तुष्टुवुःपुरुषोत्तमम्॥७६॥परमानंदपूर्णाश्चचक्रुश्चपुनरुत्सवम् ॥ कालेनशंभुर्भगवान्मुक्तिदीपंचकारसः ॥७७॥
इत्येवंकथितंसर्वंसुगोप्यंचसुदुर्लभम् ॥ सएवद्रवरूपासागंगागोलोकसंभवा॥७८॥राधाकृष्णांगसंभूताभुक्तिमुक्तिफलप्रदा ॥स्थानेस्थानेस्था
पितासाकृष्णेनचपरात्मना॥७९॥कृष्णस्वरूपापरमासर्वब्रह्मांडपूजिता ॥इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कन्धेद्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥
राधासहित वहां प्रगट हुए उनको देखतेही फिर देवताओंके आनन्दकी सीमा न रही, तिस समय वह उन पुरुषोत्तमकी स्तुति करके॥७६॥ फिर पूर्ववत आनंदसे
रासमहोत्सवमें प्रवृत्त हुये अनन्तर कुछ काल पीछे महादेवजीने मुक्तिदीप प्रज्वलित किया अर्थात् महादेवजीके द्वारा पूर्व प्रतिज्ञाके अनुसार तंत्रशास्त्र प्रकाशित हुआ
॥७७॥ हे वत्स!यह मैने तुम्हारे निकट अतिदुर्लभ गोपनीय वृत्तान्त प्रकाशित किया वह श्रीकृष्णही गोलोकसंभूत द्रवमयी गंगा हैं ॥७८॥ अभिन्न देह राधा
और कृष्ण अंगोत्पन्न गंगा सबको भोगैश्वर्य और मुक्तिप्रदान करती हैं परमात्मा श्रीकृष्णने उनको स्थान स्थानमें स्थापित किया है ॥ सुतरां गंगा श्रीकृष्ण
स्वरूप और सम्पूर्ण ब्रह्माण्डके सर्वत्र सबके द्वारा समानपूजनीय हैं ॥७९॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

ब्राह्मण उच्चस्वरसे रोनेलगे तब ब्रह्माजीने ध्यानमें स्थित होकर जाना कि, अब कुछ नहीं है, तीर्थ है॥ ५८॥ संसारवासी पुरुषोंका उद्धार करनेके लियेही राधा और कृष्ण दोनोंने जलमयी मूर्त्ति धारण की है, हे वत्स नारद ! तिस समय ब्रह्मादि सभी परमेश श्रीकृष्णकी स्तुति करनेमें प्रवृत्त हुए॥ ५९॥ और कहनेलगे हे विभो ! तुम अब हमको अपनी मूर्ति दिखलाकर अभिलषित वर दो. उसी समय अति मधुर यह आकाशवाणी स्पष्टही ॥ ६०॥ सबके कानोंमें प्रविष्टहुई कि "मैं सर्वात्मा अर्थात् सर्वव्यापी और यह शक्तिरूपिणी राधाभी सर्वव्यापिनी है॥ ६१॥ सुतरां मेरे वा राधाके संग क्षणकालके लियेभी तुम्हारा वियोग नहीं होगा तो मैं केवल भक्तोंके प्रति अनुग्रह प्रकाश करनेके निमित्त देह धारण करता हूं. इसीलिये मेरे देह मात्रसे तुम्हारा वियोग है, नहीं तो और कुछ नहीं है मेरे देहसे भी तुम्हारा कुछ प्रयोजन नहीं है, हे देवगण ! तो भी यदि मेरे मंत्रपूतमनुगण, मानवगण, मुनिगण, वैष्णव ॥ ६२ ॥ और तुम मेरी स्पष्टमूर्त्ति देखनेकी अत्यन्तही अभिलाषा करते हो तो मैं जो कहता हूं ॥ ६३ ॥ महेश्वरसे मेरा यह वचन प्रतिपालन करनेको कहो. हे ब्रह्मन्! विधातः ! तुम जगद्गुरु महादेवजीको यह आज्ञा दो ॥ ६४॥ कि, वह वेदाङ्गसंगत मनोहर तन्त्रशास्त्रप्रणयन करै और यह शास्त्र अभीष्टप्रद मंत्रसमूह ॥ ६५॥ स्तोत्र यथाविधि पूजा क्रमयुक्त ध्यानसे परिपूर्ण हो और इसमें मेरा मंत्र कवच और स्तोत्र गूढभावसे सन्निवेशित रहै॥ ६६॥ जिससे पापिष्ठ मनुष्यगण उसके मर्मावरोधमें समर्थ होकर मेरे प्रति अत्यन्त विमुख हों जिससे सहस्रमें अथवा सौ मनुष्योंमें एकजन मेरा मंत्रोपासक हो ॥ ६७॥ और मेरे मंत्रोपासक साधुगण पूतात्मा होकर मेरे लोकमें गमन करसकें मेरा शास्त्रप्रणीत न होनेसे अर्थात् यदि सभी इस शास्त्रके मर्मावरोधमें समर्थहोंगे और यदि सभी भूलोकसे गोलोकमें जायँगे ॥ ६८ ॥ तो तुम्हारा ब्रह्माण्डकारण

गतश्चराधयासार्धंश्रीकृष्णोद्रवतामिति॥ततोब्रह्मादयःसर्वेतुष्टुवुःपरमेश्वरम्॥ ५९॥स्वमूर्तिंदर्शयविभोवांछितंवरमेवनः॥एतस्मिन्नंतरेतत्रवाग्बभूवाऽशरीरिणी ॥ ६० ॥ तामेवशुश्रुवुःसर्वेसुव्यक्तांमधुरान्विताम्॥सर्वात्माऽहमियंशक्तिर्भक्तानुग्रहविग्रहा॥ ६१॥ममाऽप्यस्याश्चदेहेनकर्त्तव्यंचकिमावयोः ॥ मनवोमानवाःसर्वेमुनयश्चैववैष्णवाः ॥ ६२ ॥ मन्मंत्रपूतामांद्रष्टुमागमिष्यंतिमत्पदम् ॥ मूर्तिंद्रष्टुंचसुव्यक्तांयदीच्छथसुरेश्वराः ॥ ६३ ॥ करोतुशंभुस्तत्रैवंमदीयंवाक्यपालनम् ॥ स्वयंविधातस्त्वंब्रह्मन्नाज्ञांकुरुजगद्गुरुम् ॥ ६४ ॥ कर्तुंशास्त्रविशेषंचवेदांगसुमनोहरम् ॥ अपूर्वमंत्रनिकरैःसर्वाभीष्टफलप्रदैः ॥ ६५ ॥ स्तोत्रैश्चनिकरैर्ध्यानैर्युतंपूजाविधिक्रमैः ॥ मन्मंत्रकवचस्तोत्रंकृत्वायत्नेनगोपनम् ॥ ६६॥ भवंतिविमुखायेनजनामांतत्करिष्यति ॥ सहस्रेषुशतेष्वेकोमन्मंत्रोपासकोभवेत् ॥ ६७ ॥ जनामन्मंत्रपूताश्चगमिष्यंतिचमत्पदम् ॥ अन्यथानभविष्यंतिसर्वेगोलोकवासिनः ॥ ६८ ॥ निष्फलंभवितासर्वंब्रह्मांडंचैवब्रह्मणः ॥ जनाःपंचप्रकाराश्चयुक्ताःसृष्टंभवेभवे ॥ ६९ ॥

सो प्रकाश करो. नारदने कहा हे प्रभो ! गंगा त्रिपथगा होकर किसप्रकार त्रिभुवनपावनी हुई॥ ४५॥कौन किसप्रकार उनको किसस्थानमें लेगयाथा और उस स्थानके रहनेवाले पुरुषोंने उनके संबंधमें किसप्रकार व्यवहार कियाथा॥ ४६॥ यह सब आनुपूर्वीसे वर्णन कीजिये.नारायण बोले हे वत्स नारद। कार्त्तिकी पूर्णिमाके दिन श्रीराधाके महोत्सवमें ॥४७॥ श्रीकृष्णने राधाकी पूजा करके रासमण्डलमें स्थिति की. तब कृष्णकी पूजित राधाकी प्रसन्नतासे पूजा करके ॥४८॥ ब्रह्मादि देवता और शौनकादि ऋषि परमानंदपूर्वक वहां वास करनेलगे. इसी समय कृष्णविषयिणी संगीतशास्त्रकी अधिष्ठात्री देवी सरस्वती ॥४९॥ मनोहर ताल लयपूर्वक वीणायंत्रमें गान करनेलगीं. तब ब्रह्माजीनें सरस्वतीको संतुष्ट होकर रत्नमय हार ॥५०॥ महादेवजीने ब्रह्माण्डमें दुर्लभमणि कृष्णने सर्वोत्कृष्ट

कुत्रवाकेनविधिनातत्सर्ववदमेप्रभो ॥ तत्रस्थाश्चजनायेयेतेचकिंचक्रुरुत्तमम् ॥ ४६ ॥ एतत्सर्वंतुविस्तीर्णंकृत्वावक्तुमिहाऽर्हसि ॥ नारायणउवाच ॥ कार्त्तिक्यांपूर्णिमायांतुराधायाःसुमहोत्सवः ॥ ४७ ॥ कृष्णःसंपूज्यतांराधामुवासरासमंडले ॥ कृष्णेनपूजितांतांतुसंपूज्यहृष्टमानसाः ॥ ४८ ॥ ऊषुर्ब्रह्मादयःसर्वेऋषयःशौनकादयः ॥ एतस्मिन्नंतरेकृष्णसंगीताचसरस्वती ॥ ४९ ॥ जगौसुन्दरतालेनवीणयाचमनोहरम् ॥ तुष्टोब्रह्माददौतस्यैरत्नेंद्रसारहारकम ॥ ५० ॥ शिवोमणीद्रसारंतुसर्वब्रह्मांडदुर्लभम् ॥ कृष्णःकौस्तुभरत्नंचसर्वरत्नात्परंवरम् ॥ ५१ ॥ अमूल्यरत्ननिर्माणंहारसारंचराधिका ॥ नारायणश्चभगवान्ददौमालांमनोहराम् ॥ ५२ ॥ अमूल्यरत्ननिर्माणंलक्ष्मीःकनककुंडलम् ॥ विष्णुमायाभगवतीमूलप्रकृतिरीश्वरी ॥ ५३॥ दुर्गानारायणीशानाब्रह्मभक्तिसुदुर्लभाम् ॥ धर्मबुद्धिंचधर्मश्चयशश्चविपुलंभवे॥५४॥ वह्निशुद्धांशुकंवह्निर्वायुश्चमणिनूपुरान् ॥ एतस्मिन्नंतरेशंभुर्ब्रह्मणाप्रेरितोमुहुः ॥ ५५ ॥ जगौश्रीकृष्णसंगीतंरासोल्लाससमन्वितम् ॥ मूर्च्छांप्रापुःसुराःसर्वेचित्रपुत्तलिकायथा ॥ ५६ ॥ कष्टेनचेतनांप्राप्यददृशूरासमंडले ॥ स्थलंसर्वंजलाकीर्णंराधाकृष्णविहीनकम् ॥ ५७ ॥ अत्युच्चैरुरुदुःसर्वेगोपागोप्यःसुराद्विजाः ॥ ध्यानेनब्रह्मावुबुधेसर्वतीर्थमभीप्सितम् ॥ ५८ ॥

कौस्तुभमणि ॥५१॥ राधिकाने अमूल्य रत्ननिर्मित उत्कृष्ट हार नारायणने मनोहर सर्वोत्कृष्ट रत्नमयमाला ॥ ५२ ॥ लक्ष्मीने अमूल्य रत्नखचित कनककुण्डल तथा जो विष्णुमाया मूलप्रकृति भगवती॥ ५३ ॥दुर्गानारायणी ईश्वरी और ईशानी हैं उन्होंने दुर्लभ ब्रह्मभक्ति धर्मने धर्ममें भक्ति और विपुल यश ॥ ५४ ॥ अग्निने अग्निपरीक्षित उत्कृष्ट वस्त्र और वायुने अतिउत्तम मणिमय नूपुर प्रदान किये. इसी समय भूतपति महादेवजीने ब्रह्माजीके वचनानुसार॥ ५५॥ श्रीकृष्णके रासोत्सवविषयक संगीत आरंभ किया.देवता यह देख मोहित हो चित्रलिखित पुतलीके समान रहगये और मूर्च्छित होगये॥ ५६ ॥यही क्या बरन् अत्यन्त कष्टसे उनको चैतन्यता प्राप्त हुई तब उन्होंने देखा कि,रासमंडलमें वह राधाभी नहीं है और वह कृष्णभी नहीं हैं, सम्पूर्ण जलमय है॥ ५७ ॥तब गोप,गोपी, देवता और

हे वत्स! इन गंगाके जलकणस्पर्शसे प्राणि
जो कलियुगमें केवल भूमण्डलमे जलमयी और स्वर्गमें क्षीरमयी होकर बहती हैं, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं॥ ३६॥ हे वत्सनारद! इस प्रकार इक्कीस पद्यमे पापनाशक और पुण्यवर्द्धक गंगाका परम
योंके ज्ञानकृत कोटिजन्मार्जित ब्रह्महत्यादि सब भारी पातक भस्म होजाते हैं॥ ३७॥ स्तोत्र कहा गया है॥ ३८॥ जो मनुष्य प्रतिदिन भक्तिपूर्वक सुरेश्वरी गंगाकी पूजा करके उनका स्तव करता है उसको अश्वमेध यज्ञका फल लाभ होता है, इसमें कोई
सन्देह नहीं है॥ ३९॥ इसके प्रभावसे अपुत्र पुरुषको पुत्र और भार्याहीन पुरुषको भार्या लाभ होती है, रोगी पुरुष रोगसे छूटता है और बँधा हुआ पुरुष बंधनसे
छूट जाता है॥ ४०॥ जो प्रतिदिन प्रातःकालके समय उठकर गंगास्तव पाठ करता है, वह पुरुष अख्यात नाम होनेपर भी विख्यात नाम और अज्ञानान्ध होनेपर

यत्तोयकणिकास्पर्शेपापिनांज्ञानसंभवः॥ब्रह्म
जलप्रभाकलौयाचनाऽन्यत्रपृथिवीतले ॥ स्वर्गेचनित्यंक्षीराभातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥३६॥ हत्यादिकंपापंकोटिजन्मार्जितंदहेत् ॥३७॥ इत्येवंकथिताब्रह्मन्गंगापद्यैकविंशतिः॥स्तोत्ररूपंचपरमंपापघ्नंपुण्यजीवनम्॥३८॥ नित्यंयोहिपठे
द्भक्त्यासंपूज्यचसुरेश्वरीम् ॥ सोऽश्वमेधफलंनित्यंलभतेनाऽत्रसंशयः ॥३९॥ अपुत्रोलभतेपुत्रंभार्याहीनोलभेत्स्त्रियम् ॥ रोगात्प्रमुच्यतेरोगी
बन्धान्मुक्तोभवेद्ध्रुवम् ॥४०॥ अस्पष्टकीर्तिःसुयशामूर्खोभवतिपंडितः॥यःपठेत्प्रातरुत्थायगंगास्तोत्रमिदंशुभम् ॥४१॥ शुभंभवेच्चदुःस्वप्नेगं
गास्नानफलंलभेत् ॥ श्रीनारायणउवाच॥स्तोत्रेणाऽनेनगंगांचस्तुत्वाचैवभगीरथः ॥४२॥ जगामतांगृहीत्वाचयत्रनष्टाश्चसागराः ॥ वैकुंठंतेय
युस्तूर्णंगंगायाःस्पर्शवायुना ॥ ४३ ॥ भगीरथेनसानीतातेनभागीरथीस्मृता ॥ इत्येवंकथितंसर्वंगंगोपाख्यानमुत्तमम् ॥ ४४ ॥ पुण्यदंमो
क्षदंसारंकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ नारदउवाच ॥ कथंगंगात्रिपथगाजाताभुवनपावनी ॥ ४५ ॥

नारायणने कहा हे वत्स नारद! राजा भगीरथ
भी ज्ञानालोकमे पूर्ण होता है॥ ४१॥ उसको दुःस्वमदर्शन सुस्वप्न और नित्य गंगास्नानजनित पुण्यलाभ होता है. भागीरथीके सलिलकणवाही वायुके
उपरोक्त स्तोत्रसे गंगाका स्तव करके॥ ४२॥ उनको संग ले जहां सगरसन्तानगण कपिलदेवके शापसे भस्म हुए थे वहां गये. हे वत्स!
स्पर्शसे वह तत्काल मुक्त होकर वैकुण्ठधाममें चलेगये ॥ ४३ ॥ भगीरथ जो गंगाको भूलोकमे लायेथे, इस कारण इनका नाम भागीरथी हुआ है. अब क्या सुननेकी अभिलाषा है
यह मैंने तुम्हारे निकट गंगाका उपाख्यान वर्णन किया ॥ ४४ ॥ यह उपाख्यान अतीव पुण्यप्रद और मोक्षपथका सोपान है,

स्थान अधिकार करके ध्रुव लोकमें वास करती है, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ २५ ॥ जो विस्तारमें लक्षयोजन और दैर्घ्यमें उससे पांचगुणा स्थान अधिकार करके चन्द्रलोकमें वास करती है, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ २६ ॥ जो विस्तारमें साठहजार योजन और दैर्घ्यमे उससे दशगुण स्थान अधिकार करके सूर्यलोकमे वास करती हैं, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥२७॥ जो विस्तारमें लक्ष योजन और दैर्घ्यमें उससे पांच गुण स्थान अधिकार करके तपोलोकमें वास करती हैं उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥२८॥ जो विस्तारमें हजार योजन और दैर्घ्यमें उससे दशगुण स्थान अधिकार करके जनलोकमें वास करती हैं. उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ २९ ॥ जो विस्तारमें दशलक्ष योजन और दैर्घ्यमें उससे पञ्चगुणा स्थान अधिकार करके महर्लोकमे वास करती है, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ ३० ॥ जो विस्तारमे सहस्र योजन और दैर्घ्यमे उससे शतगुण स्थान अधिकार करके कैलासमें वास करती है

लक्षयोजनविस्तीर्णादैर्घ्येपंचगुणाततः ॥ आवृताचंद्रलोकेयातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २६ ॥ षष्टिसहस्रयोजनायादैर्घ्येदशगुणाततः ॥ आवृतासूर्यलोकेयातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २७ ॥ लक्षयोजनविस्तीर्णादैर्घ्येपंचगुणाततः ॥ आवृतायातपोलोकेतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २८ ॥ सहस्रयोजनायामादैर्घ्येदशगुणाततः ॥ आवृताजनलोकेयातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २९ ॥ दशलक्षयोजनायादैर्घ्येपंचगुणाततः ॥ आवृतायामहर्लोकेतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ ३० ॥ सहस्रयोजनायामादैर्घ्येशतगुणाततः ॥ आवृतायाचकैलासेतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥३१॥ शतयोजनविस्तीर्णादैर्घ्येदशगुणाततः ॥ मंदाकिनीयेंद्रलोकेतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ ३२ ॥ पातालेभोगवतीचैवविस्तीर्णादशयोजना ॥ ततोदशगुणादैर्घ्येतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ ३३ ॥ क्रोशैकमात्रविस्तीर्णाततःक्षीणाचकुत्रचित् ॥ क्षितौचाऽलकनंदायातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥३४॥ सत्येयाक्षीरवर्णाचत्रेतायामिंदुसन्निभा ॥ द्वापरेचंदनाभायातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ ३५ ॥

उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ ३१॥ जो मन्दाकिनी नामसे विख्यात होकर विस्तारमें शतयोजन और दैर्घ्यमें उससे दशगुण स्थान अधिकार करके इन्द्रलोकमें वास करती है, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ ३२ ॥ जो भोगवती विख्यात होकर विस्तारमे दश योजन और दैर्घ्यमें उससे दशगुण स्थान अधिकार करके पाताल तलमें वास करती हैं, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ ३३ ॥ जो भूमंडलमें अलकनन्दाके नामसे विख्यात होकर विस्तारमें एक कोश वा किसी स्थानमें उसकी अपेक्षा कुछेक न्यून होकर बहती है इन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ ३४ ॥ जो सत्ययुगमें क्षीरवर्ण त्रेतायुगमे चन्द्रवर्ण और द्वापरमे चंदनवर्ण होकर बहती है उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ ३५ ॥

धूप, दीप, नैवेद्य, ताम्बूल,सुशीतल जल,वसन,भूषण, माल्य,चंदन, आचमनीय॥ १४ ॥और मनोहर शय्या इन षोडश उपचारोंसे देवीकी पूजाकरै फिर हाथजोडेहुए स्तव करके भक्तिभावसे प्रणाम करै॥ १५॥इसप्रकार पूजाकरनेसे अश्वमेध यज्ञका फल लाभ होता है. नारदजीने कहा हे देवेश ! अब लक्ष्मीकान्त जगत्पति विष्णुके ॥ १६ ॥चरणोंसे उत्पन्न पतितपावनी श्रीगंगादेवीका पापनाशक पुण्यप्रद स्तोत्र सुननेकी इच्छा करता हूं,आप कहिये नारायण बोले हे वत्स नारद!अब पापनाशक पुण्यप्रद॥ १७॥गंगास्तोत्र कीर्त्तन करता हूं सुनो .जो शिवके संगीतसे मोहित हो श्रीकृष्णके अंशसे उत्पन्न हैं और श्री राधाके अंग जलमें संचित हैं उन गंगाको प्रणाम करता हूं॥ १८॥सृष्टिके पहिले गोलोक धाममे रासमंडलके मध्य जिनका जन्म हुआ है, जो सदा शंकरके समीप वास करती हैं, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं

धूपंदीपंचनैवेद्यंतांबूलंशीतलंजलम्॥वसनंभूषणंमाल्यंगंधमाचमनीयकम् ॥१४॥ मनोहरंसुतल्पंचदेयान्येतानिषोडश ॥ दत्त्वाभक्त्याचप्रणमेत्संस्तूयसंपुटांजलिः ॥१५॥ संपूज्यैवंप्रकारेणसोऽश्वमेधफलंलभेत् ॥ नारदउवाच ॥ श्रोतुमिच्छामिदेवेशलक्ष्मीकांतजगत्पते॥१६॥विष्णोर्विष्णुपदीस्तोत्रंपापघ्नंपुण्यकारकम्॥श्रीनारायणउवाच ॥ शृणुनारदवक्ष्यामिपापघ्नंपुण्यकारणम् ॥ १७ ॥ शिवसंगीतसंमुग्धश्रीकृष्णांगसमुद्भवाम् ॥ राधांगद्रवसंयुक्तांतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥१८॥यज्जन्मसृष्टेरादौच गोलोकेरासमंडले॥सन्निधानेशंकरस्यतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥१९॥ गोपैर्गोपीभिराकीर्णेशुभेराधामहोत्सवे ॥ कार्त्तिकीपूर्णिमायांचतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २०॥ कोटियोजनविस्तीर्णादैर्घ्येलक्षगुणाततः ॥समावृतायागोलोकंतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २१ ॥ षष्टिलक्षयोजनायाततोदैर्घ्येचतुर्गुणा ॥ समावृतायावैकुंठेतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २२ ॥ त्रिंशल्लक्षयोजनायादैर्घ्येपंचगुणाततः ॥ आवृताब्रह्मलोकेयातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २३ ॥ त्रिंशल्लक्षयोजनायादैर्घ्येचतुर्गुणाततः ॥ आवृताशिवलोकेयातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २४ ॥ लक्षयोजनविस्तीर्णादैर्घ्येसप्तगुणाततः ॥ आवृताध्रुवलोकेयातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २५ ॥

॥ १९ ॥ जिन्होंने कार्तिककी पूर्णिमाको गोप और गोपीमण्डलमें समाकीर्ण शुभप्रद राधाके रासमहोत्सवमे अवस्थान किया, उन्हीं गंगाको प्रणामकरता हूं ॥ २० ॥ जो विस्तारम करोड योजन और दीर्घतामें अपना लक्षगुण स्थान अधिकार करके गोलोक धाममें वास करती हैं,उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं॥ २१ ॥जो विस्तारमें साठलाख और दैर्घ्यमें उससे चतुर्गुण स्थान अधिकार करके वैकुण्ठमें वासकरती है उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ २२ ॥ जो विस्तारमें तीसलाख योजन और दीर्घतामें उससे पचगुना स्थान अधिकार करके ब्रह्मलोकमें वास करती है उन्ही गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ २३॥ जो विस्तारमें त्रिंशल्लक्षयोजन और दैर्घ्यमें उससे चतुर्गुना स्थान अधिकार करके शिवलोकमें वास करती है, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ २४ ॥ जो विस्तारमें लक्षयोजन और दैर्घ्यमें उससे सातगुण

तुम्हीं शान्तस्वभाव नारायणकी प्रियतमा और उनके सौभाग्यगर्वसे गर्विता हो तुम मालतीमालासे विभूषित केशभारसंपन्न हो ॥ ४॥ तुम्हारा गण्डदेश चन्दनबिन्दु सिंदूरबिन्दु और नानाविध विचित्र कस्तूरी पत्र रचनाओंकी रेखासे कैसा सुसज्जित रहता है ॥ ५॥ तुम्हारे परिहित वस्त्र और अतिमनोहर ओष्ठपुट परिपक्वबिम्बाफलकी अपेक्षाभी लोहित वर्ण हैं तुम्हारे दांतोंकी पंक्ति मुक्तापंक्तिकी शोभाका तिरस्कार करती है ॥ ६ ॥ तुम्हारे नयन कैसे मनोहर हैं तुम्हारा अपाङ्ग विलोकन कैसा आनन्दजनक है तुम्हारे दोनों स्तन श्रीफलके समान कैसे कठिन हैं ॥ ७ ॥ नितम्बदेश रंभास्तंम्भकी अपेक्षा कैसे कठिन और सुघन है दोनों चरणकमलोंने स्थलपद्मकी शोभाका तिरस्कार करके कैसी शोभा धारण की है ॥ ८ ॥ चरणमें लोहित वर्णपादुका कुंकुम और अलक्तक कैसी शोभा

नारायणप्रियांशांतांतत्सौभाग्यसमन्विताम् ॥ बिभ्रतींकबरीभारंमालतीमाल्यसंयुतम् ॥ ४ ॥ सिंदूरबिंदुललितंसार्धंचंदनबिंदुभिः ॥ कस्तूरीपत्रकंगंडेनानाचित्रसमन्वितम् ॥ ५ ॥ पक्वबिंबविनिंद्याच्छचार्वोष्टपुटमुत्तमम् ॥ मुक्तापंक्तिप्रभामुष्टदंतपंक्तिमनोरमम् ॥ ६ ॥ सुचारुवक्रनयनंसकटाक्षंमनोहरम् ॥ कठिनंश्रीफलाकारंस्तनयुग्मंचबिभ्रतीम् ॥ ७ ॥ बृहच्छ्रोणिंसुकठिनांरंभास्तंभविनिंदिताम् ॥ स्थलपद्मप्रभामुष्टपदपद्मयुगंवरम् ॥८॥ रत्नपादुकसंयुक्तंकुंकुमाक्तंसयावकम् ॥ देवेंद्रमौलिमंदारमकरंदकणारुणम् ॥ ९॥ सुरसिद्धमुनींद्रैश्चदत्तार्घसंयुतंसदा॥ तपस्विमौलिनिकरभ्रमरश्रेणिसंयुतम् ॥ १० ॥ मुक्तिप्रदंमुमुक्षूणांकामिनांसर्वभोगदम् ॥ वरांवरेण्यांवरदांभक्तानुग्रहकारिणीम् ॥ ११ ॥ श्रीविष्णोःपददात्रींचभजेविष्णुपदींसतीम् ॥ इत्यनेनैवध्यानेनध्यात्वात्रिपथगांशुभाम् ॥ १२ ॥ दत्त्वासंपूजयेद्ब्रह्मन्नुपचाराणिषोडश॥ आसनंपाद्यमर्घंचस्नानीयंचाऽनुलेपनम् ॥ १३ ॥

पाता है देवेन्द्रके मस्तकस्थित पारिजात कुसुमके मकरन्दमें दोनों चरणोंने कैसा अरुणिमा राग धारण किया है ॥ ९ ॥ देवता सिद्ध तथा मुनींद्रोंका दियाहुआ अर्घ्य चरणोंमें कैसी शोभापाता है. तपस्वियोंके मस्तक झुकाकर प्रमाण करनेसे बोध होता है कि, मानों चरणकमलोंमें भ्रमरपंक्ति सन्निविष्ट हुई है ॥ ॥१०॥ हे मातः ! तुम्हारे पादपद्म मुक्तिकी कामना करनेवालेको मुक्ति और भोगकी अभिलाषा करनेवालेको भोग प्रदान करते हैं. हे मातः ! तुम्हीं वर तुम्हीं वरेण्य तुम्हीं वरद और तुम्हीं भक्तोंपर अनुग्रह करने वाली हो ॥ ११॥ तुम्हीं विष्णुपद प्रदानकरती हो और तुम्हीं विष्णुपदसे उत्पन्न हुईहो सतीहो तुमको प्रणाम करता हूं. हे वत्स ! इस ध्यानसे त्रिपथगा शुभदायिनी गंगाका ध्यान करके ॥ १२ ॥ षोडशोपचारसे पूजे आसन पाद्य अर्घ्य स्नानीय अनुलेपन ॥ १३ ॥

प्रणाम करनेपर॥६९॥ वह उनके सामनेही अन्तर्धान होगये. देवर्षि नारदजी बोले हे वेदविदग्रगण्य । राजा भगीरथने कुथुमशाखोक्त किस ध्यान किस स्तोत्र और किस विधानसे ॥ ७० ॥ गंगाकी पूजा करी हे श्रेष्ठ । वह कहिये. नारायणने कहा हे वत्स नारद ! प्रथम तो स्नानपूर्वक धौतवस्त्र पहरकर नित्य क्रिया करै ॥७१॥ फिर संयुत होकर भक्तिभावसे गणेश दिनेश अग्नि विष्णु शिव और शिवा ॥ ७२ ॥ इन छः देवताओंकी पूजा करै क्योंकि इन छः देवताओंकी विना पूजा किये पूजाका अधिकारी नहीं होता. प्रथम विघ्नविनाशके लिये गणेश, आरोग्यता लाभके लिये सूर्य ॥ ७३॥ पवित्र होनेके लिये अग्निदेव, ऐश्वर्य लाभके लिये विष्णु, ज्ञानलाभके लिये शिव और मुक्तिलाभके लिये भवानीकी पूजा करै ॥ ७४ ॥ इन सब देवताओंकी पूजा करनेसे कार्यमें अधिकार होता है

भगीरथश्चगंगाचसोंऽतर्धानंचकारह ॥ नारदउवाच॥केनध्यानेनस्तोत्रेणकेनपूजाक्रमेणच॥७०॥ पूजांचकारनृपतिर्वदवेदविदांवर॥श्रीनारायणउवाच ॥ स्नात्वानित्यक्रियांकृत्वाधृत्वाधौतेचवाससी ॥७१॥ संपूज्यदेवषट्कंचसंयतोभक्तिपूर्वकम् ॥ गणेशंचदिनेशंचवह्निंविष्णुंशिवंशिवाम्॥७२॥संपूज्यदेवषट्कंचसोऽधिकारीचपूजने॥गणेशंविघ्ननाशायआरोग्यायदिवाकरम् ॥७३॥ वह्निंशौचायविष्णुंचलक्ष्म्यर्थंपूजयेन्नरः ॥ शिवंज्ञानायज्ञानेशंशिवांचमुक्तिसिद्धये ॥ ७४ ॥ संपूज्यैतॉल्लभेत्प्राज्ञोविपरीतमतोऽन्यथा ॥ दध्यावनेनध्यानेनतद्ध्यानंशृणुनारद ॥ ॥ ७५ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेम०नवमस्कंधेएकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ ध्यानंचकण्वशाखोक्तंसर्वपापप्रणाशनम् ॥ श्वेतपंकजवर्णाभांगंगांपापप्रणाशिनीम् ॥ १ ॥ कृष्णविग्रहसभूतांकृष्णतुल्यांपरांसतीम् ॥ वह्निशुद्धांशुकाधानांरत्नभूपणभूपिताम् ॥ २ ॥ शरत्पूर्णेंदुशतकमृष्टशोभाकरांपराम् ॥ ईषद्धास्यप्रसन्नास्यांशश्वत्सुस्थिरयौवनाम् ॥ ३ ॥

नहीं तो विपरीत फल प्राप्त होता है. अब भगीरथने जिस ध्यान द्वारा गंगाका ध्यान किया था वह कहताहूं सुनो ॥ ७५ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायामेकादशोऽध्यायः ॥११॥ नारायणने कहा हे वत्स नारद ! अब पापनाशक काण्वशाखोक्त गंगाका ध्यान कहता हूं सुनो. हे श्वेतसरोजवर्णे गङ्गे ! तुम सबके समस्त पाप ध्वंस करती हो॥१॥ तुम्हीं श्रीकृष्णके शरीरसे उत्पन्न हुई हो, तुम्हीं श्रीकृष्णके समान सामर्थ्यशालिनी हो,तुम्हारे समान सती अन्य दूसरी नहीं है. तुम अग्निपरीक्षित विशुद्ध वस्त्र पहरती हो, तुम्हारा सर्वाङ्ग रत्नमय आभूषणोंसे विभूषित है ॥ २ ॥ तुमने शरत्कालीन शतपूर्णचन्द्रमाकी अपेक्षा उज्ज्वल ज्योति धारण की है. ईषद्धास्यसे तुम्हारा मुखमण्डल सदा प्रसन्न रहता है और तुम आजीवन स्थिरयौवना हो ॥ ३ ॥

दृष्टिगोचर होगी जिनकी सीमा नहीं मृतपुरुषका महापुण्य न रहनेसे उसका देह तुम्हारे क्रोड़में ...त नहीं होसकता ॥५७॥ जबतक सूर्य उदय होंगे तबतक वह पुरुष वैकुण्ठधाममे वास करेगा अनेक देह धारण कराय स्वकर्मफल भोगके अन्तमें ॥५८॥ उसको सारूप्य प्रदान करके पार्षद करता हूं यदि कोई अज्ञानी पुरुष तुम्हारे जलको स्पर्श करके देहत्याग करे ॥ ५९ ॥ उसको सालोक्य प्रदान करके पार्षद करता हूं अधिक क्या यत्किंचित् तुम्हारा नाम स्मरण करके स्थानान्तरमें भी देहत्याग करनेसे ॥ ६०॥ ब्रह्माकी अवस्थातक उसको सालोक्य प्रदान करता हूं और यदि भक्तिभावसे तुम्हारा नामस्मरण करके अन्यत्र देह त्याग करे ॥६१ ॥ उसको असख्य प्राकृतलयपर्यन्त सारूप्य प्रदान करता हूं, वह अतिउत्तम रत्ननिर्मित विमानमें बैठ, तत्काल पार्षदोंके सहित ॥६२॥ गोलोकमें जाय मेरे समान रूप धारण करसकता है उसको तीर्थ अतीर्थके मरनेमें कुछ विशेष नहीं है ॥६३॥ जो नित्य मेरे मंत्रकी उपासना करके मुझको निवेदन

प्रयातिसचवैकुंठंयावदह्नःस्थितिस्त्वयि ॥ कायव्यूहंततःकृत्वाभोजयित्वास्वकर्मकम् ॥ ५८ ॥ तस्मैददामिसारूप्यंकरोमितंचपार्षदम् ॥ अज्ञानीत्वज्जलस्पर्शाद्यदिप्राणान्समुत्सृजेत् ॥ ५९ ॥ तस्मैददामिसालोक्यंकरोमितंचपार्षदम् ॥ अन्यत्रवात्यजेत्प्राणांस्त्वन्नामस्मृतिपूर्वकम् ॥ ६० ॥ तस्मैददामिसालोक्यंयावद्वैब्रह्मणोवयः ॥ अन्यत्रवात्यजेत्प्राणांस्त्वन्नामस्मृतिपूर्वकम् ॥ ६१ ॥ तस्मैददामिसारूप्यमसंख्यंप्राकृतंलयम् ॥ रत्नेंद्रसारनिर्माणयानेनसहपार्षदैः ॥६२॥सद्यःप्रयातिगोलोकंममतुल्योभवेद्ध्रुवम्॥तीर्थेप्यतीर्थेमरणेविशेषोनास्तिकश्चन ॥ ॥६३॥मन्मंत्रोपासकानांतुनित्यंनैवेद्यभोजिनाम्॥पूतंकर्तुंसशक्तोहिलीलयाभुवनत्रयम्॥६४॥रत्नेंद्रसारयानेनगोलोकंसंप्रयातिच॥मद्भक्ताबांधवायेषांतेऽपिपश्वादयोपिहि ॥ ६५ ॥ प्रयांतिरत्नयानेनगोलोकंचाऽतिदुर्लभम् ॥ यत्रयत्रस्मृतास्तेचज्ञानेनज्ञानिनःसति ॥ ६६ ॥ जीवन्मुक्ताश्चतेपूतामद्भक्तेःसंविधानतः ॥ इत्युक्त्वाश्रीहरिस्तांचप्रत्युवाचभगीरथम् ॥ ६७ ॥ स्तुहिगंगामिमांभक्त्यापूजांचकुरुसांप्रतम् ॥ भगीरथस्तांतुष्टावपूजयामासभक्तितः ॥ ६८ ॥ कौथुमोक्तेनध्यानेनस्तोत्रेणाऽपिपुनःपुनः ॥ प्रणनामचश्रीकृष्णंपरमात्मानमीश्वरम् ॥ ६९ ॥

की हुई वस्तु भक्षण करता है वह भक्तजन लीलापूर्वकही त्रिभुवन पवित्र करसकताहै ॥ ६४ ॥ वह पुरुष सर्वोत्कृष्ट रत्ननिर्मित विमानमें चढकर गोलोकधाममे जाता है. हे पतिव्रते ! मेरे भक्तके बांधवगणभी यदि पशुजन्मलाभ करें ॥ ६५ ॥ तो वह भी मेरी भक्तिके प्रभावसे पवित्र होकर रत्नमय विमानमें बैठ दुर्लभ गोलोकमें गमन कर सक्ते है भक्तगण जिस किसी स्थानमें वास क्यों न करैं भक्तिपूर्वक मुझको स्मरण करने पर॥६६॥उस भक्तिके प्रभावसे वह जीवन्मुक्त होते है और पवित्र होते है भगवान् श्रीहरिने गंगासे इसप्रकार कहकर भगीरथसे कहा ॥ ६७ ॥ हे वत्स ! अब तुम भक्तिपूर्वक गंगाका स्तव और गंगाकी पूजा करो तव भगीरथने भक्तिभावसे॥६८॥कौथुमीशाखोक्त ध्यानसे देवीकी पूजा करके वारंवार उनकी स्तुति करी. अनन्तर गंगा और भगीरथके परमात्मरूपी श्रीकृष्णको

आजसे कलिके पांच हजार वर्षतक तुमको भारतमें रहना होगा ॥ ४६ ॥ तुम नित्य जलनिधिके संग क्रीडाकौतुकमें काल व्यतीत करोगी, क्योंकि जैसी तुम रसिका हो, वह भी इसी प्रकार रसिकचूडामणि है ॥ ४७ ॥ भारतवासी सब मनुष्य भगीरथकृत स्तोत्रसे तुम्हारी स्तुति और भक्तिभावसे तुम्हारी पूजा करेंगे ॥ ४८ ॥ काण्वशाखोक्त ध्यानद्वारा ध्यान करके जो प्रतिदिन तुम्हारी अर्चना, तुम्हारी स्तुति और तुमको प्रणाम करेंगे, वह अश्वमेध यज्ञके फलको प्राप्त होंगे ॥४९॥ अधिकं क्या शतयोजनके अन्तरमें भी वास करके जो कोई "गंगा गंगा" यह शब्द मुखसे उच्चारण करता है तो वह पुरुष सब प्रकारके पापोंसे छूट कर विष्णुलोकमें जाता है ॥ ५० ॥ हजार हजार पापियोंके स्नान करनेसे तुमको जो पाप स्पर्श होगा वह अविचलित चित्तसे सहना, क्योंकि प्रकृति मंत्रउपासक

नित्यंत्वमब्धिनासार्धंकरिष्यसिरहोरतिम् ॥ त्वमेवरसिकादेविरसिकेंद्रेणसंयुता ॥ ४७ ॥ त्वांस्तोष्यंतिचस्तोत्रेणभगीरथकृतेनच ॥ भारतस्थाजनाःसर्वेपूजयिष्यंतिभक्तितः ॥४८॥ कण्वशाखोक्तध्यानेनध्यात्वात्वांपूजयिष्यति॥यःस्तौतिप्रणमेन्नित्यंसोऽश्वमेधफलंलभेत् ॥४९॥ गंगागंगेतियोब्रूयाद्योजनानांशतैरपि ॥ मुच्यतेसर्वपापेभ्योविष्णुलोकंसगच्छति ॥ ५० ॥ सहस्रपापिनांस्नानाद्यत्पापंतेभविष्यति ॥ प्रकृतेर्भक्तसंस्पर्शादेवतद्धिविनंक्ष्यति ॥ ५१ ॥ पापिनांतुसहस्राणांशवस्पर्शेनयत्त्वयि ॥ तन्मंत्रोपासकस्नानात्तदघंचविनंक्ष्यति ॥ ५२ ॥ तत्रैव त्वमधिष्ठानंकरिष्यस्यघमोचनम् ॥ सार्धंसरिद्भिःश्रेष्ठाभिःसरस्वत्यादिभिःशुभे ॥ ५३ ॥ तत्तुतीर्थंभवेत्सद्योयत्रतद्गुणकीर्तनम् ॥ त्वद्रेणुस्पर्शमात्रेणपूतोभवतिपातकी ॥ ५४ ॥ रेणुप्रमाणवर्षंचदेवीलोकेवसेद्ध्रुवम् ॥ ज्ञानेनत्वयियेभक्त्यामन्नामस्मृतिपूर्वकम् ॥ ५५ ॥ समुत्सृजंति प्राणांश्चतेगच्छंतिहरेःपदम् ॥ पार्षदप्रवरास्तेचभविष्यंतिहरेश्चिरम् ॥ ५६ ॥ लयंप्राकृतिकंतेचद्रक्ष्यंतिचाऽप्यसंख्यकम् ॥ मृतस्यबहुपुण्येनतच्छवंत्वयिविन्यसेत् ॥ ५७ ॥

भक्तोंके स्पर्शसे तुम्हारे संपूर्णही पाप नष्ट होंगे॥५१॥अधिक क्या हजार हजार पापी शव स्पर्श करके तुम्हारे जलमें स्नान करनेपर भी उन प्रकृतिमन्त्रोपासक साधुओंके स्पर्शसे तुम्हारे समस्तही पापं नष्ट होंगे॥५२॥हे शुभे!तुम भारतमें सरस्वती इत्यादि श्रेष्ठ नदियोंके संग अवस्थान करके पापियोंके पापपंक प्रक्षालन करो ॥५३॥ जहां प्रकृति देवीकी महिमा कीर्तित होगी वह स्थान पवित्र तीर्थके नामसे विख्यात होगा तुम्हारी चरणरेणुके स्पर्शसे घोर पातकी भी पवित्र होंगे ॥ ॥५४॥और वह निःसन्देह उस रेणुपरिमित वर्ष देवलोक अर्थात् मणिद्वीपमें वास करेंगे जो ज्ञान सहित भक्तिपूर्वक मेरा नाम स्मरण करते करते ॥ ५५ ॥ तुम्हारे गोदमें देहत्याग करेंगे, वह निःसन्देह मेरे लोकमें जाकर अनन्तकालतक मेरे प्रधान पार्षद हो अवस्थान करेंगे ॥५६॥ कितनीही असंख्य प्राकृतप्रलय उनके

लक्षवर्षपर्यन्त तपस्या की, अन्तमें करोड ग्रीष्मके सूर्यके समान प्रभायुक्त श्रीकृष्णने उनको दर्शन दिया॥१४॥उन किशोर मूर्ति गोपवेषधारी द्विभुज श्रीकृष्णके हाथमें मुरली विराजमान थी और उनका वह गोपाल सुंदरीरूप देखनेसे बोध होता था मानों भक्तोंके प्रति अनुग्रहप्रकाश करनेके लियेही सर्वदा उन्मुख रहते हैं॥१५॥वह स्वेच्छामय परब्रह्म है उनकी अपूर्णता नहीं है,ब्रह्मा विष्णु और महेश्वरादि देवता तथा मुनि इत्यादि सभी उन विभुका स्तव करते रहते है॥१६॥ वह किसीमें लिप्त नहीं हैं और सबके साक्षीरूपसे अवस्थान करते है, वह तीनो गुणोंसे अतीत और प्रकृतिसेभी अतीत पदार्थ हैं, कुछेक हास्यसे उनका मुखमंडल सदाही प्रफुल्ल है भक्तोंके प्रति अनग्रह प्रकाश करनेमें उनके समान दूसरा और कोई नहीं है ॥१७॥ उनका परिधान अग्नि परीक्षित विशुद्ध अंशुक और सर्वांग

द्विभुजंमुरलीहस्तंकिशोरंगोपवेषिणम् ॥ गोपालसुंदरीरूपंभक्तानुग्रहरूपिणम् ॥ १५ ॥ स्वेच्छामयंपरंब्रह्मपरिपूर्णतमंप्रभम्॥ब्रह्मविष्णुशिवाद्यैश्चस्तुतंमुनिगणैर्नुतम् ॥१६ ॥ निर्लिप्तंसाक्षिरूपंचनिर्गुणंप्रकृतेःपरम् ॥ ईषद्धास्यप्रसन्नास्यंभक्तानुग्रहकारणम् ॥ १७ ॥ वह्निशुद्धांशुकाधानं रत्नभूषणभूषितम्॥ तुष्टावदृष्ट्वानृपतिःप्रणम्यचपुनःपुनः ॥१८॥ लीलयाचवरंप्रापवांछितंवंशतारणम् ॥ कृत्वाचस्तवनंदिव्यंपुलकांकितविग्रहः ॥ १९ ॥श्रीभगवानुवाच॥भारतंभारतीशापाद्गच्छशीघ्रंसुरेश्वरि॥सगरस्यसुतान्सर्वान्पूतान्कुरुममाऽऽज्ञया ॥२०॥ त्वत्स्पर्शवायुनापूतायास्यंतिममंदिरम् ॥ बिभ्रतोममूर्तीश्चदिव्यस्यंदनगामिनः ॥ २१ ॥ मत्पार्षदाभविष्यंतिसर्वकालंनिरामयाः॥ समुच्छिद्यकर्मभोगान्कृताञ्जन्मनिजन्मनि ॥२२॥ कोटिजन्मार्जितंपापंभारतेयत्कृतंनृभिः ॥ गंगायावातस्पर्शेननश्यतीतिश्रुतौश्रुतम्॥ २३ ॥ स्पर्शनाद्दर्शनाद्देव्याःपुण्यंदशगुणंततः ॥ मौसलस्नानमात्रेणसामान्यदिवसेनृणाम् ॥ २४ ॥

रत्नमय विभूषणोंसे विभूषित था- राजा भगीरथ उस अपूर्व मूर्तिका दर्शन करके प्रणामपूर्वक वारंवार स्तव करने लगे ॥१८॥ उनका सर्वांग पुलकावलीसे पूर्ण होगया अनन्तर उन्होनें स्वच्छन्दतासे अपने वंशका तारनेवाला अभिमत वर लाभ किया ॥१९॥तब भगवान् श्रीकृष्णने गंगासे कहा हे सुरेश्वरि ! सरस्वतीके शापसे तुम शीघ्र भारतमें अवतीर्ण होओ, मेरे कहनेके अनुसार तुम शीघ्र जाकर सगर—सन्तानका उद्धार करो ॥ २० ॥ वह सलिलकणवाही वायुके स्पर्शसे पवित्र हो, मेरे समान मूर्ति धारण कर दिव्य विमानमे चढ मेरे भवनमें आवेंगे ॥ २१ ॥ और निरन्तर वहां मेरे पार्षद होकर वास करेंगे और उनको जन्म जन्मान्तर कृतपातकमें लिप्त होना नहीं पडेगा ॥ २२ ॥ हे वत्स नारद ! वेदमें इसप्रकार वर्णित हुआ है कि, मनुष्यगण भारतमें जन्म ग्रहण करके यदि करोड करोड जन्म पापाचरण करें तो भी एक गंगाके सलिलकणवाही वायुके स्पर्शसे वह सब ध्वंस होजाते हैं ॥२३॥ गंगाजीके दर्शन और गंगाजलके

श्रीनारायण बोले हे वत्स! पूर्वकालके समय सूर्यवंशमें सगर नामक श्रीमान् एक राजराजेश्वरने जन्म लिया था उनकी परमरूपवती दो भार्या थीं, तिनमें एकका नाम वैदर्भी और दूसरीका नाम शैव्या था॥ ४॥ शैव्याके गर्भसे नरपतिके वंशधर अतिरूपवान् एक पुत्रने जन्म ग्रहण किया इस पुत्रका नाम असमञ्जस था॥ ५॥ इस ओर दूसरी रानी वैदर्भी पुत्रकी इच्छासे श्रीशंकरकी आराधना करने लगी भगवान् भूतनाथके प्रसन्न होकर वर देनेसे वैदर्भी भी गर्भवती हुई॥ ६॥ अनन्तर शतवर्ष गर्भधारणके पीछे उसने एक मांसका पिंड प्रसव किया. यह देखकर राजपत्नी अत्यन्त दुःखितमनसे महादेवकी शरणागत हो उच्चस्वरसे वारंवार रोदन करने लगी॥ ७॥ तब भगवान् शंकरने ब्राह्मणके वेषमें वहां उपस्थित होकर उस मांसपिंडको सहस्र खंडमें विभक्त किया॥ ८॥ वह सहस्रखंड महाबलपराक्रान्त पुत्ररूपमे परिणत हुए.

श्रीनारायणउवाच ॥ राजराजेश्वरःश्रीमान्सगरःसूर्यवंशजः ॥ तस्यभार्याचवैदर्भीशैव्याचद्वेमनोहरे ॥ ४॥ तत्पत्न्यामेकपुत्रश्चबभूवसुमनोहरः ॥ असमंजइतिख्यातःशैव्यायांकुलवर्धनः ॥५॥ अन्याचाऽऽराधयामासशंकरंपुत्रकामुकी॥ बभूवगर्भस्तस्याश्चहरस्यचवरेणह॥ ६॥ गतेशताब्देपूर्णेचमांसपिंडंसुषावसा॥ तद्दृष्ट्वासाशिवंध्यात्वारुरोदोच्चैःपुनःपुनः॥७॥ शंभुर्ब्राह्मणरूपेणतत्समीपंजगामह ॥ चकारसंविभज्यैतत्पिंडंषष्टिसहस्रधा ॥ ८ ॥ सर्वेबभूवुःपुत्राश्चमहाबलपराक्रमाः ॥ ग्रीष्ममध्याह्नमार्तंडप्रभामुष्टकलेवराः ॥ ९ ॥ कपिलस्यमुनेःशापाद्बभूवुर्भस्मसाच्चते ॥ राजारुरोदतच्छ्रुत्वाजगामगहनेवने ॥ १० ॥ तपश्चकाराऽसमंजोगंगानयनकारणात् ॥ लक्षवर्षंतपस्तप्त्वाममारकालयोगतः ॥ ११ ॥ अंशुमांस्तस्यतनयोगंगानयनकारणात् ॥ तपःकृत्वालक्षवर्षंममारकालयोगतः ॥ १२ ॥ भगीरथस्तस्यपुत्रोमहाभागवतःसुधीः॥ वैष्णवोविष्णुभक्तश्चगुणवानजरामरः ॥ १३ ॥ तपःकृत्वालक्षवर्षंगंगानयनकारणात् ॥ ददर्शकृष्णंग्रीष्मस्थसूर्यकोटिसमप्रभम् ॥ १४ ॥

अधिक क्या ? उन कुमारोके शरीरकी प्रभा ग्रीष्मकालके मध्याह्नके सूर्यकी प्रभासे भी अधिक उज्ज्वल थी॥ ९॥ किन्तु सम्पूर्ण कुमारोंके कपिलमुनिके शाप[१]से भस्म होनेपर राजाने अत्यन्त रुदन करते करते निविड वनमे प्रवेश किया॥ १०॥ इधर असमंजस गंगाको लानेकेलिये घोरतर तपस्या करनेलगे क्रमानुसार लाख वर्ष बीतनेपर उन्होंने कालके वशीभूत होकर देह त्याग दिया ॥ ११ ॥ फिर उनके पुत्र अंशुमान् गंगाको लानेकेलिये लक्षवर्षपर्यन्त कठोर तपस्या करके कालकवलमें पतित हुए ॥ १२॥ इसके उपरान्त अंशुमान्के पुत्र भगवद्भक्त परमवैष्णव अजर अमर अशेषगुणोंकी खान बुद्धिमान् भगीरथने॥ १३॥ गंगाको लानेकेलिये एक

१ सगरके यज्ञ करनेपर इन्द्रने घोडा हरणकर कपिलजी के समीप जा रक्खा. यह राजकुमार उसको खोजनेगये वहापाय कपिलजीको दुर्वचन कहनेसे उनके कोपानलमे भस्म हुए असमजसकी प्रार्थनासे गगासे उद्धार होगा यह मुनिने कहा ( ना०पु० ) ।

भूमिमें स्थापन करनेसे निःसन्देह नरकवास प्राप्त होता है॥ २२॥ जपमाला, पुष्पमाला, गोरोचन और कपूर भूमिमें स्थापन करनेसे स्थापन करनेवालेको निःसन्देह घोरतर नरककी यन्त्रणा भोगनी पडती है ॥ २३ ॥ चन्दन काष्ठ रुद्राक्षमाला और कुशमूल पृथ्वीमें स्थापन करनेसे एक मन्वन्तरपर्यन्त नरकमें वास होता है ॥ २४ ॥ पुस्तक और यज्ञसूत्र भूमिपर स्थापन करनेसे फिर उसको ब्राह्मणके कुलमें जन्म नहीं मिलता ॥ २५ ॥ वरन् उसको ब्रह्महत्याके समान पातकमें लिप्त होना पडता है. ग्रंथियुक्त यज्ञसूत्र सब वर्णोंको पूज्य है॥ २६॥ यज्ञकार्य समापनके पीछे जो पुरुष दूध दहीसे पृथ्वीका अर्थात् यज्ञभूमिका अभिषेक नहीं करता उसको सात जन्मतक संतप्त होकर तप्तभूमिमे वास करना पडता है ॥ २७ ॥ भूकम्प वा ग्रहणके समय जो मिट्टी खोदता है वह महापापी जन्मान्तरमें

**जपमालांपुष्पमालांकर्पूरंरोचनंतथा ॥ योमूढश्चाऽर्पयेद्भूमौसयातिनरकंध्रुवम् ॥ २३ ॥ भूमौचंदनकाष्ठंचरुद्राक्षंकुशमूलकम् ॥ संस्थाप्यभूमौनरकेवसेन्मन्वंतरावधि ॥ २४ ॥ पुस्तकंयज्ञसूत्रंचभूमौसंस्थापयेन्नरः ॥ नभवेद्विप्रयोनौचतस्यजन्मांतरेजनिः ॥ २५ ॥ ब्रह्महत्यासमंपापमिहवैलभतेध्रुवम् ॥ ग्रंथियुक्तंयज्ञसूत्रंपूज्यंचसर्ववर्णकैः ॥ २६ ॥ यज्ञंकृत्वातुयोभूमिंक्षीरेणनहिसिंचति ॥ सयातितप्तभूमिंचसंतप्तःसप्तजन्मसु ॥२७॥ भूकंपेग्रहणेयोहिकरोतिखननंभुवः ॥ जन्मांतरेमहापापोह्यंगहीनोभवेद्ध्रुवम् ॥ २८ ॥ भवनंयत्रसर्वेषांभूमिस्तेनप्रकीर्तिता ॥ काश्यपीकश्यपस्येयमचलास्थिररूपतः ॥ २९ ॥ विश्वंभराधारणाच्चाऽनंतानंतस्वरूपतः ॥ पृथिवीपृथुकन्यात्वाद्विस्तृतत्वान्महामुने ॥३०॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेदशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ नारदउवाच ॥ श्रुतंपृथिव्युपाख्यानमतीवसुमनोहरम् ॥ गंगोपाख्यानमधुनावदवेदविदांवर ॥ १ ॥ भारतेभारतीशापात्साजगामसुरेश्वरी ॥ विष्णुस्वरूपापरमास्वयंविष्णुपदीतिच ॥ २ ॥ कथंकुत्रयुगेकेनप्रार्थिताप्रेरितापुरा॥तत्क्रमंश्रोतुमिच्छामिपापघ्नंपुण्यदंशुभम् ॥ ३ ॥**

अंगहीन होता है ॥२८॥ हे मुनिवर ! यह पृथ्वी सबका भवन होनेके कारण भूमि कश्यपकी कन्या होनेसे काश्यपी स्थिररूपा होनेसे अचला ॥ २९ ॥ सम्पूर्ण विश्वको धारण करनेके कारण विश्वम्भरा अनन्त विस्तार होनेसे अनन्ता और पृथुराजकी कन्या वा बहुत विस्तृत होनेके कारण पृथ्वीनामसे अभिहित हुई है॥ ३०॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ देवर्षि नारदने कहा हे वेदविदाम्वर ! अत्यन्त मनोहर पृथ्वीका उपाख्यान सुना अब गंगाका उपाख्यान सुननेकी इच्छा है ॥ १ ॥ पूर्वमें सुना है कि, सुरेश्वरी विष्णुस्वरूपिणी विष्णुपादोद्भवा गंगा भारतीके शापसे भारतमें गई ॥ २॥ किन्तु उनके भारतमें जानेका कारण क्या है ? किस युगमे किसकी प्रार्थनासे वह भारतवर्षमें गई ? हे प्रभो ! वही पापनाशक पुण्यप्रद शुभवृत्तान्त वर्णन कीजिये॥ ३॥

धान्यादि उत्पन्न करता है, उसको भी चौदह इन्द्रपात होनेके समयतक असिपत्र नामक नरकमे वास करना पडता है ॥ ११ ॥ अन्यनिर्मित पुष्करिणी इत्यादिमें स्नान करनेके समय पॉच मिट्टीकी डली उठा करके स्नान करना चाहिये किन्तु यदि ऐसा न करके स्नान करता है, उसको स्नानका फललाभ होना तो दूर रहे, वरन् उसको नरकवासका आश्रय ग्रहण करना होता है॥ १२॥ जो पुरुष कामके वशीभूत होकर किसी प्रकारकी निर्जन भूमिमें वीर्यपात करता है तो उसको धरांकी भूमिकी रेणुका परिमित वर्षपर्यन्त नरकका दुःख भोगना पडता है । १३॥ अम्बुवाची दिनमें भूमिखनन करनेसे चार युगपर्यंत कृमिदंश नामक नरकमें काल व्यतीत करना पडता है ॥ १४॥ जो मूढ पुरुष कूप बनानेवालेकी वा जलाशयदाताकी विना अनुमतिलिये लुप्तकूपका वा लुप्तजलाशयका पंकोद्धार करता है ॥ १५ ॥ तो उसका कुछभी फलोदय नहीं होता, वरन् पूर्वस्वामीको ही पुण्यलाभ होता है अधिकतर उस मूर्खको तप्तकुंड नरकमें जाकर चौदह इन्द्रके समयपर्यंत वहां वास

पंचपिंडाननुद्धृत्यपरकूपेचस्नातियः॥प्राप्नोतिनरकंचैवस्नानंनिष्फलमेवच ॥१२॥ कामीभूमौचरहसिवीर्यत्यागंकरोतियः॥भूमिरेणुप्रमाणंचवर्षं तिष्ठतिरौरवे ॥१३॥ अंबुवाच्यांभूकरणंयःकरोतिचचमानवः ॥सयातिकृमिदंशंचस्थितिस्तत्रचतुर्युगम्॥१४॥परकीयेलुप्तकूपेकूपंमूढःकरोति यः॥पुष्करिण्यांचलुप्तायांपुष्करिणींददातियः॥१५॥सर्वफलंपरस्यैवतप्तकुंडंव्रजेच्चसः ॥ तत्रतिष्ठतिसंतप्तोयावदिंद्राश्चतुर्दश ॥ १६ ॥ परकीयेतडागेचपंकमुद्धृत्यचोन्मृजेत् ॥ रेणुप्रमाणवर्षंचब्रह्मलोकेवसेन्नरः ॥ १७ ॥ पिंडंपित्रेभूमिभर्तुर्नप्रदायचमानवः ॥ श्राद्धंकरोतियोमूढो नरकंयातिनिश्चितम् ॥ १८ ॥ भूमौदीपंयोऽर्पयतिसचांधःसप्तजन्मसु ॥ भूमौशंखंचसंस्थाप्यकुष्ठंजन्मांतरेलभेत् ॥१९ ॥ मुक्तांमाणिक्यहीरौचसुवर्णंचमणिंतथा ॥ पचसंस्थापयेद्भूमौसचांधःसप्तजन्मसु ॥२०॥ शिवलिंगंशिवामर्चांयश्चाऽर्पयतिभूतले ॥ शतमन्वंतरंयावत्कृमिभक्षस्सतिष्ठति ॥२१॥ शंखंयंत्रंशिलातोयंपुष्पंचतुलसीदलम्॥यश्चार्पयतिभूमौचसतिष्ठेन्नरकेध्रुवम् ॥ २२ ॥

करना पडता है॥ १६॥दूसरेके सरोवरके जलमें स्नान करनेके समय पांच डली उठा करके स्नान करनेसे उन गुटिकाकी रेणुपरिमितकाल स्नान करनेवाला ब्रह्मलोकमें वास करता है॥ १७॥पिता और पितामहादिके श्राद्धमें भूस्वामिको पिंड अर्थात् कोई खाद्यवस्तु विनादिये श्राद्ध करनेसे उस मूढ श्राद्ध करनेवालेको निःसन्देह नरकमें वास करना पडता है॥ १८॥विना आधार भूमिके ऊपर प्रदीप स्थापन करनेसे सात जन्मतक अंधा और जन्मांतरमें कुष्ठ रोगसे आक्रांत होता है॥ १९॥ मोती, मूँगा, हीरा, सुवर्ण, मणि इन पांच रत्नोंको भी भूमिमें स्थापन करनेसे स्थापन करनेवाला अंधा होता है॥ २०॥ शिवलिंग, शिवाकी प्रतिमूर्ति और शालग्राम शिला भूमिमे स्थापन करनेसे स्थापन करनेवालेको शतमन्वन्तरतक कृमिभक्षक होकर वास करना पडता है॥ २१॥शंख यंत्र शिलाजल अर्थात् चरणामृत पुष्प और तुलसीपत्र

नारदजी बोले हे वेदवेत्ताओंमें अग्रगण्य! दूसरेकी भूमिका हरण, दूसरेके कूपमें कूपखनन॥ १॥ अम्बुवाची दिनमें भूमिखनन, पृथ्वीपर वीर्यत्याग, भूमिके ऊपर प्रदीप स्थापन॥ २॥ वा पृथ्वीपर अन्य प्रकारका असदाचरण करनेसे जिसप्रकार पापका स्पर्श होता है, सो किस कार्यका अनुष्ठान करनेसे उसका प्रतीकार होता है ? यह सुननेकी अभिलाषा है, कृपापूर्वक वर्णन कीजिये ॥ ३॥ नारायण बोले हे वत्सनारद ! इस भारतमें जो कोई एक वितस्त भूमि त्रिसंध्या करनेवाले ब्राह्मणको देता है तो उसका शिवलोकमे वास होता है ॥ ४॥ धान्यपूर्ण पृथ्वी ब्राह्मणको दान करनेसे दाता अन्तकालमें भूमि रेणुपरिमित समयतक विष्णुलोकमें वास करताहै ॥ ५॥ ब्राह्मणको ग्रामदान भूमिदान और धान्यदान करनेसे दाता और प्रतिग्रहीता दोनोंही पापसे छूटकर देवीलोकमें जाते हैं॥ ६॥ अधिक क्या यदि कोई सज्जन

नारदउवाच ॥ भूमिदानकृतंपुण्यंपापंतद्धरणेनच ॥ परभूहरणात्पापंकूपेकूपखननेतथा॥ १॥ अंबुवाच्यांभूखननेवीर्यस्यत्यागएवच ॥ दीपादि स्थापनात्पापंश्रोतुमिच्छामियत्नतः ॥ २ ॥ अन्यद्वापृथिवीजन्यंपापंयत्पृच्छतेपरम् ॥ यदस्तितत्प्रतीकारंवदवेदविदांवर ॥ ३॥ श्रीनारायण उवाच ॥ वितस्तिमात्रभूमिंचयोददातिचभारते॥ संध्यापूतायविप्रायसयातिशिवमंदिरम् ॥ ४॥ भूमिंचसर्वसस्याढ्यांब्राह्मणायददातिच॥ भूमिरेणुप्रमाणाब्दमंतेविष्णुपदेस्थितिः ॥ ५॥ ग्रामंभूमिंचधान्यंचब्राह्मणायददातियः ॥ सर्वपापाद्विनिर्मुक्तौचोभौदेवीपुरस्थितौ ॥ ६॥ भूमिदानंच तत्कालेयःसाधुश्चाऽनुमोदते ॥ सचप्रयातिवैकुंठेमित्रगोत्रसमन्वितः ॥ ७ ॥ स्वदत्तांपरदत्तांवाब्रह्मवृत्तिंहरेत्तुयः॥ सतिष्ठतिकालसूत्रेयावच्चंद्रदिवाकरौ ॥ ८ ॥ तत्पुत्रपौत्रप्रभृतिर्भूमिहीनःश्रियाहतः ॥ पुत्रहीनोदरिद्रश्चघोरंयातिचरौरवम् ॥ ९॥ गवांमार्गंविनिष्कृष्ययश्चसस्यंददाति च ॥ दिव्यंवर्षशतंचैवकुंभीपाकेचतिष्ठति ॥ १० ॥ गोष्ठंतडागंनिष्कृष्यमार्गेसस्यंददातियः सतिष्ठत्यसिपत्रेचयावदिंद्राश्चतुर्दश ॥ ११ ॥

भूमिदानके प्रसंगमे स्थित होकर दाताको प्रवृत्त करै तो वह भी अन्तमें मित्र बांधवोंके सहित वैकुण्ठधाममें गमन करते हैं ॥ ७ ॥ अपनी दी हुई हो वा पराई दी हुई हो ब्रह्मवृत्ति हरण करनेसे जबतक जगत्में चन्द्र सूर्य प्रकाशमान रहेंगे, तबतक उसको कालसूत्र नामक नरकमें वास करना पडेगा॥ ८॥ यही नहीं, वरन् उसके पुत्र पौत्रादिकको भी भूमिहीन श्रीहीन पुत्रहीन और धनहीन हो घोरतर रौरवनरकमें वास करना होगा॥ ९॥ ग्रामके प्रान्तभागमें गोप्रचार[1] स्थानकी रक्षा करनी चाहिये, यही शास्त्रका शासन है किन्तु यदि कोई उस गोप्रचार भूमिको कर्षण करके, उस भूमिजात धान्यादिसे पुण्यसंचय वा उसको ब्राह्मणके निमित्त ही देदे तो उसका पुण्यसंचय करना तो दूर रहै, वरन् वह दिव्य शतवर्ष पर्यन्त कुंभीपाक नामक नरकमें वास करता है ॥ १० ॥ गोठवा तालाबादि नष्ट करके जो उसमें

१ जहा गौ चराकरती है उस स्थानको गोप्रचार कहते है ।

कहता हूं सुनो "हे जगजये ! हे जलाधारे । हे जलशीले । हे जयप्रदे । ॥५२॥ हे यज्ञवराहपत्नि । हे जयावहे ! तुम [illegible] विष्णु भी धराके अंगस्प
लाधारे । हे मांगल्ये ! हे मंगलप्रदे ! ॥५३॥ तुम मंगलप्रदानकेलिये मंगलकी अधीश्वरी हुई हो, अतएव इस संसारमें मुझको [illegible] सुखके अन्त
हे सर्वज्ञे ! हे सर्वशक्तिसमन्विते । ॥५४॥ हे सर्वकामप्रदे ! हे देवि पृथिवि ! तुम इस संसारमें मुझको वांछित फलप्रदान करो हे
बीजरूपे । हे सनातनि ! ॥५५॥ हे पुण्याश्रये ! तुम संपूर्ण पुण्यवान् पुरुषोंकी स्थानस्वरूप हो, इस संसारमे तुम सबको पुण्यप्रदान करती ,
( धान्य ) का आलय और तुम्हीं सब प्रकारके सस्य धनमें धनवती हो, तुम्हीं सबको सब प्रकारका सस्यप्रदान करती हो॥५६॥इस संसारमें तुम्ही
समस्त सस्य हरण करती हो और फिर एक समयमे अनेक प्रकारका सस्य उत्पन्न करती हो. हे भूमे ! तुम्हीं भूमिपतियोंकी सर्वस्व स्वरूप हो॥५७॥उनको श्रेष्ठतम आश्रयस्व

यज्ञसूकरजायेत्वंजयंदेहिजयावहे॥मंगलेमंगलाधारेमांगल्येमंगलप्रदे ॥५३॥ मंगलार्थमंगलेशेमंगलंदेहिमेभवे ॥ सर्वाधारेचसर्वज्ञेसर्वशक्तिसमन्विते॥५४॥सर्वकामप्रदेदेविसर्वेष्टंदेहिमेभवे ॥ पुण्यस्वरूपेपुण्यानांबीजरूपेसनातनि ॥ ५५ ॥ पुण्याश्रयेपुण्यवतामालयेपुण्यदेभवे॥सर्वसस्यालयेसर्वसस्याढ्येसर्वसस्यदे॥५६॥सर्वसस्यहरेकालेसर्वसस्यात्मिकेभवे॥भूमेभूमिपसर्वस्वेभूमिपालपरायणे॥५७॥भूमिपानांसुखकरेभूमिंदेहिचभूमिदे॥इदंस्तोत्रंमहापुण्यंप्रातरुत्थाययःपठेत्॥५८॥कोटिजन्मसुसभवेद्बलवान्भूमिपेश्वरः॥भूमिदानकृतंपुण्यंलभ्यतेपठनाज्जनैः॥५९॥भूमिदानहरात्पापान्मुच्यतेनाऽत्रसंशयः॥अंबुवाचीभूकरणपापात्समुच्यतेध्रुवम्॥६०॥अन्यकूपेकूपखननपापात्समुच्यतेध्रुवम् ॥ परभूमिहरात्पापान्मुच्यतेनाऽत्रसंशयः॥६१॥भूमौवीर्यत्यागपापाद्भूमौदीपादिस्थापनात्॥पापेनमुच्यतेसोऽपिस्तोत्रस्यपठनान्मुने ॥६२॥अश्वमेधशतंपुण्यंलभतेनाऽत्रसंशयः॥ भूमिदेव्यामहास्तोत्रंसर्वकल्याणकारकम् ॥६३॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कन्धेनवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

रूप और सुखस्वरूप हो, अतएव हे भूमिदे तुम मुझे भूमिदान करो"हे वत्स ! पृथ्वीका यह स्तोत्र अतीव पुण्यप्रद है, अधिक क्या प्रतिदिन प्रातःकालमें उठकर जो इस
भूमिस्तोत्रको पढते हैं॥५८॥वह करोड २ जन्ममें सार्वभौम राजा होकर काल व्यतीतकरसकते है मनुष्यगण इसको पाठ करके भूमिदानके पुण्यलाभ करनेमें अधि
कारी होते है ॥ ५९ ॥ यदि कोई भूमिदान करके उसको फेरले, जो अम्बुवाची दिनमे भूमिखनन करता है ॥ ६० ॥ जो विना अनुमतिके दूसरेके बनाये
कूपमे कूपखनन करता है, जो पराई भूमि हरण करता है॥६१॥जो भूमिमें वीर्यपात करता है जो भूमिके ऊपर प्रदीप स्थापन करता है तो वह निःसन्देह इस
स्तोत्रका पाठ करनेपर अपने अपने किये पातकसे छूट जातेहैं॥६२॥इसके पढनेसे सौ अश्वमेधके समान पुण्यलाभ होता है इसमें संशय नहीं. वास्तवमें देवी धरणीका
यह स्तोत्र सब प्रकार कल्याणका आकरस्वरूपहै॥६३॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

भगवान् नारायणने कहा हे सुन्दरि ! जो मूढ पापात्मालोग तुम्हारी पीठपर यह सब द्रव्य स्थापन करेंगे, वह दिव्य शतवर्षपर्यन्त कालसूत्र ( नरकविशेष ) में गमन करेंगे ॥ ४२ ॥ हे वत्सनारद ! भगवान् नारायण धरासे इसप्रकार कहकर मौन होगये इत ओर पूर्वसंभोगके कारण धराके गर्भसे तेजस्वी मंगल ग्रह उत्पन्न हुए ॥ ४३ ॥ श्रीहरिकी आज्ञानुसार सभही काण्वशाखोक्त ध्यानसे धराकी पूजा करके स्तवपाठ करने लगे ॥ ४४ ॥ मूलमंत्रसे नैवेद्य इत्यादि समस्त द्रव्य देने लगे त्रैलोक्यमें सर्वत्रही उनका स्तव और पूजा चल निकली ॥ ४५ ॥ नारदजी बोले हे भगवन् ! वसुन्धराका ध्यान स्तव और मूलमंत्र पुराणोंमें अति गूढ है, अतएव उसको सुननेके लिये मुझको बडा कौतूहल उपस्थित हुआ है अनुग्रहपूर्वक वर्णन कीजिये ॥ ४६ ॥ नारायणने कहा हे वत्स ! सबसे पहिले वराह देवके पृथ्वीकी पूजा करनेपर फिर ब्रह्माने उनकी पूजा की॥ ४७॥ब्रह्माकी पूजाके पीछे समस्त मुनीन्द्र समस्त मनु और मनुष्यादि सबने पृथ्वीकी पूजा

श्रीभगवानुवाच ॥ द्रव्याण्येतानियेमूढाअर्पयिष्यंतिसुंदरि ॥ यास्यंतिकालसूत्रंतेदिव्यंवर्षशतंत्वयि ॥ ४२ ॥ इत्येवमुक्त्वाभगवान्विररामच नारद ॥ बभूवतेनगर्भेणतेजस्वीमंगलग्रहः ॥ ४३ ॥ पूजांचक्रुःपृथिव्याश्चतेसर्वेचाऽऽज्ञयाहरेः ॥ कण्वशाखोक्तध्यानेनतुष्टुवुश्चस्तवेनते ॥ ४४ ॥ ददुर्मूलेनमंत्रेणनैवेद्यादिकमेवच ॥ संस्तुतात्रिपुलोकेषुपूजितासाबभूवह ॥ ४५ ॥ नारदउवाच ॥ किंध्यानंस्तवनंतस्यामूलमंत्रंचकिंवद ॥ गूढंसर्वपुराणेषुश्रोतुंकौतूहलमम ॥ ४६ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ आदौचपृथिवीदेवीवराहेणचपूजिता ॥ ततोहिब्रह्मणापश्चात्पूजितापृथिवीतदा ॥ ४७ ॥ ततःसर्वैर्मुनीन्द्रैश्चमनुभिर्मानवादिभिः ॥ ध्यानंचस्तवनंमंत्रंशृणुवक्ष्यामिनारद ॥ ४८ ॥ ॐह्रींश्रींक्लींवसुधायैस्वाहेत्यनेनमंत्रेणविष्णुनापूजितापुरा ॥ श्वेतपंकजवर्णाभांशरच्चंद्रनिभाननाम् ॥ ४९ ॥ चंदनोत्क्षितसर्वांगींरत्नभूषणभूषिताम् ॥ रत्नाधारांरत्नगर्भांरत्नाकरसमन्विताम् ॥ ५० ॥ वह्निशुद्धांशुकाधानांसस्मितांवंदितांभजे ॥ ध्यानेनाऽनेनसादेवीसर्वैश्चपूजिताऽभवत्॥५१॥ स्तवनंशृणुविप्रेन्द्रकण्वशाखोक्तमेवच ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ जयजयेजलाधारेजलशीलेजलप्रदे ॥ ५२ ॥

आरम्भ की है अब देवीका ध्यान स्तव और मंत्र कहता हूं सुनो ॥४८॥ पूर्वकालमें भगवान् विष्णुने "ओं ह्रीं श्रीं क्लीं वसुधायै स्वाहा" इस मूलमंत्रसे पृथ्वीकी पूजा की थी उसके उपरान्त फिर "हे देवि धरे " तुम्हारा वर्ण श्वेतसरोज ( कमल ) के समान है तुम्हारा मुख मण्डल शरद्के चन्द्रमाके समान है॥ ४९॥तुम्हारा सर्वांग चन्दनादिलेपनसे लिप्त है तुम्हारा संपूर्ण शरीर रत्नमय विभूषणोंसे विभूषित है, तुम सब रत्नोंका आधार हो, तुम्हारेही गर्भमे समस्त रत्न निहित रहते हैं तुम्हीं रत्नाकरमें व्याप्त हो ॥ ५० ॥ तुम्ही अग्निपरीक्षित ( वस्त्र ) पहरे रहती हो. हे स्मितानने तुम तीनों लोकोंसे पूजित हो, अतएव मैं तुम्हारी भजना करता हूं. इस ध्यानसे सभी भूमिकी पूजा करने लगे ॥५१॥ नारायणने कहा हे द्विजेन्द्र ! अब काण्व शाखामे पृथ्वीका जिसप्रकार स्तव निर्दिष्ट हुआ है सो

सुन्दरी धरा संभोगसुखसे एकबारही मूर्छित होगई. क्योंकि रसिकाके संग रसिकका समागम अत्यन्त सुखजनक है ॥ ३१ ॥ इधर विष्णु भी धराके अंगस्प र्शजनित सुखसे अत्यन्त अभिभूत हुए यही क्या ? दिनरात्रि उनके किस ओर होकर बीत गये थे कुछ न जानपडे पूर्ण एकवर्ष बीतनेपर समागम सुखके अन्त मे पूर्ववत् बोधका विकास हुआ, तब कामुक और कामुकी दोनो पृथक हुए॥ ३२॥ श्रीहारिने पुनर्वार लीलापूर्वकही पूर्ववत् वराहरूप धारण किया और उस सती धरणीकी पूजा की॥ ३३॥ औरधूप, दीप, नैवेद्य, सिन्दूर, चन्दन, वस्त्र, पुष्प और अन्यान्य अनेक प्रकारकी सामग्रीसे उसकी पूजा करके कहा॥ ३४॥ श्रीभगवान् बोले हे शुभे ! तुम सम्पूर्ण पदार्थोंका आधार होओ मुनिगण, मनुगण, देवगण, सिद्धगण और दानवादि सम्पूर्ण स्वच्छन्दतासे तुम्हारी अर्चना करै॥ ३५॥ मै कहता हूं,

सुखसंभोगसंस्पर्शान्मूर्च्छासंप्रापसुंदरी ॥ विदग्धायाविदग्धेनसंगमोऽतिसुखप्रदः ॥३१॥ विष्णुस्तदंगसंश्लेषाद्बुबुधेनदिवानिशम्॥वर्षांतेचे तनांप्राप्यकामीतत्याजकामुकीम् ॥ ३२ ॥ पूर्वरूपंवराहंचदधारसचलीलया ॥ पूजांचकारतांदेवींध्यात्वाचधरणींसतीम् ॥ ३३ ॥ धूपैर्दीपै श्चनैवेद्यःसिंदूरैरनुलेपनैः ॥ वस्त्रैःपुष्पैश्चबलिभिःसंपूज्योवाचतांहरिः ॥ ३४ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ सर्वाधाराभवशुभेसर्वैःसंपूजितासुखम् ॥ मुनिभिर्मनुभिर्देवैःसिद्धैश्चदानवादिभिः॥३५॥ अंबुवाचीत्यागदिनेगृहारंभेप्रवेशने॥वापीतडागारंभेचगृहेचकृषिकर्मणि॥३६॥तवपूजांकरिष्यं तिमद्वरेणसुरादयः ॥ मूढायेनकरिष्यंतियास्यंतिनरकंचते ॥३७॥ वसुधोवाच ॥वहामिसर्वंवाराहरूपेणाऽहंतवाऽऽज्ञया ॥ लीलामात्रेणभगव न्विश्वंचसचराचरम् ॥३८॥मुक्तांशुक्तिहरेरर्चांशिवलिंगंशिवांतथा॥शंखंप्रदीपंयंत्रंचमाणिक्यंहीरकंतथा ॥ ३९॥ यज्ञसूत्रंचपुष्पंचपुस्तकंतुल सीदलम्॥जपमालांपुष्पमालांकर्पूरंचसुवर्णकम्॥४०॥गोरोचनंचंदनंचशालग्रामजलंतथा ॥ एतान्वोढुमशक्ताऽहंक्लिष्टाचभगवञ्छृणु ॥४१॥

अम्बुवाची[1] त्यागके दिन और इसके अतिरिक्त गृहारंभ, गृहप्रवेश वापी वा तालाब इत्यादि खोदने एवं कृषिकार्यके प्रारभं दिनमें॥ ३६॥ सबही तुम्हारी पूजा करेंगे जो मूढ तुम्हारी पूजासे विमुख होंगे वह निःसन्देह नरकवास करेंगे ॥३७॥ वसुन्धराने कहा हे प्रभो ! मै आपकी आज्ञानुसार वाराही मूर्ति धारण करके ली लापूर्वकही स्थावर जङ्गमात्मक सम्पूर्ण विश्वको पीठपर वहन करूंगी ॥३८॥ किन्तु मोती, सीपी, शालग्राम, शिवलिंग, देवी, प्रतिमा, शंख, प्रदीप, यन्त्र, माणिक्य, हीरक॥ ३९॥ यज्ञोपवीत, पुष्प, पुस्तक, तुलसी पत्र, जपमाला, पुष्प सुवर्ण, कपूर, ॥ ४० ॥ गोरोचन, चन्दन और शालग्राम शिलाका जल यह सब किसीप्रकार वहन नहीं करसकूंगी इन सबको वहन करनेसे मेरे कष्टकी सीमा नहीं रहेगी अर्थात् यह वस्तु किसी आधारपर धरो ॥ ४१ ॥

१ आर्द्रानक्षत्रके प्रथम पादमें पृथ्वी रजस्वला होती है उस दिनको त्यागना चाहिये यही अम्बुवाची है । तीनदिनतक रजस्वला जाननी ।

सुतरां विश्वमात्रही कृत्रिम और नश्वर है॥ २०॥जब प्राकृतप्रलय उपस्थित होकर ब्रह्माका पतन होता है और जब आदि सृष्टिका प्रारंभ होता है तब परमात्मा
रूपी श्रीकृष्णसेही महाविराट्की उत्पत्ति होती है ॥ २१॥ सृष्टि, स्थिति, प्रलय, काल और ब्रह्मादि समस्तही प्रवाहरूपसे नित्य है वराहकल्पमे सुरगण॥ २२॥
मुनिगण,मनुगण,विप्रगण और गन्धर्वादिद्वारा जो वसुंधरा पूजित होती है,यह भी प्रवाहरूपसे नित्य है.श्रुतिमें धराका पुत्र और कहा है कि, धरा वराह रूपधारी
विष्णुकी पत्नी है॥ २३॥मंगल उस मंगलके पुत्र घटेश हैं. देवर्षि नारदने कहा हे भगवन् ! वराहकल्पमे वाराही नामक प्रसिद्ध, भूमि देवताओंने किस रूपसे पूजी
॥ २४॥सचेतन और अचेतन सम्पूर्ण पदार्थोंकी आश्रयस्थानीय सुरपूजिता यह पृथ्वी पचीकरण प्रथानुसार किसप्रकार मूलप्रकृतिसे उत्पन्न हुई॥ २५॥भूलोकमे

प्रलयेप्राकृतेचैवब्रह्मणश्चनिपातने ॥ महाविराडादिसृष्टौसृष्टः कृष्णेनचाऽऽत्मना ॥ २१ ॥ नित्यौचस्थितिप्रलयौकाष्ठाकालेश्वरैःसह ॥ नि
त्याधिष्ठातृदेवीसावाराहेपूजितासुरैः ॥ २२ ॥ मुनिभिर्मनुभिर्विप्रैर्गंधर्वादिभिरेवच ॥ विष्णोर्वराहरूपस्यपत्नीसाश्रुतिसंमता ॥ २३ ॥ तत्पु
त्रोमंगलोज्ञेयोघटेशोमंगलात्मजः ॥ नारदउवाच ॥ पूजिताकेनरूपेणवाराहेचसुरैर्मही ॥ २४ ॥ वाराहेचैववाराहीसर्वैःसर्वाश्रयासती ॥ मूल
प्रकृतिसंभूतापंचीकरणमार्गतः ॥ २५ ॥ तस्याःपूजाविधानंचाऽऽप्यधश्चोर्ध्वमनेकशः ॥ मंगलंमंगलस्याऽपिजन्मव्यासंवदप्रभो ॥ २६ ॥
नारायणउवाच ॥ वाराहेचवराहश्चब्रह्मणासंस्तुतःपुरा ॥ उद्दधारमहींहत्वाहिरण्याक्षंरसातलात् ॥ २७ ॥ जलेतांस्थापयामासपद्मपत्रंयथा
ह्रदे ॥ तत्रैवनिर्ममेब्रह्माविश्वंसर्वंमनोहरम् ॥ २८ ॥दृष्ट्वातदधिदेवींचसकामांकामुकोहरिः ॥ वाराहरूपीभगवान्कोटिसूर्यसमप्रभः ॥ २९ ॥
कृत्वारतिकलांसर्वांमूर्तिंचसुमनोहराम् ॥ क्रीडांचकाररहसिदिव्यवर्षमहर्निशम् ॥ ३० ॥

और स्वर्लोकमें उसकी पूजापद्धति किसप्रकार है और मंगलकी भी मंगलजनक अर्थात् अत्यन्त पावना उस पृथ्वीका विस्तार किसप्रकार है और जन्मवृत्तान्त
किस प्रकार है ? यह विस्तारसहित वर्णन कीजिये ॥ २६॥ नारायणने कहा वराहदेव पूर्वकालके समय वाराह कल्पमें ब्रह्माजीके स्तुति करनेसे हिरण्याक्ष दैत्य
को मारकर पृथ्वीको रसातलसे निकाल लाये ॥ २७॥ फिर ह्रदयमें जिसप्रकार पद्मपत्र भासमान होता है, इसीप्रकार पृथ्वीको जलके उपर स्थापन किया इस
और ब्रह्माजीने उसी अवसरमें उस धरापृष्ठमें अत्यन्त मनोहर विश्व संसार रचा॥ २८॥इसी समय करोडसूर्यके समान प्रभायुक्त वराहरूपी भगवान् हरि पृथ्वीकी अधि
देवीको रूपवती और अनुरागवती देखकर॥ २९॥स्वयं मनोहरमूर्ति रमणोपयोगी वेष किया अनन्तर देवमानके एक वर्ष पर्यन्त दिनरात दोनोने रतिक्रिया की ॥ ३०॥

जलकीर्ण न हो, उस स्थानमे हमारा वध करो" यह बात क्यो कहते? और केवल मेदसे पृथ्वीकी उत्पत्ति भी असंभव है क्योंकि शतसूर्य भी मेदको शुष्क करके पृथ्वीको उत्पन्न नहीं करसक्के तो मेदिनीका फलितार्थ यही है कि, विष्णुके अपने ऊरुदेशके ऊपर स्थापन करके दोनों दैत्योंका विनाश करनेसे उनका जो मेद जलमे गिरा ॥ ९ ॥ और वराहदेवसे धराका उद्धार होनेपर उस धराके संग मेदका संश्लेष संबंध उपस्थित होनेके कारण पृथ्वीका नाम मेदिनी हुआ है॥ १०॥ अब मैने पूर्वकालके समय पुष्कर तीर्थमें धर्म देवके मुखसे श्रुतिसम्मत,संगत और मंगलदायक जो मत सुना है वह कहता हूं सुनो॥ ११॥जलमे प्रविष्ट महाविराट्का मन सर्वाङ्गव्यापी होनेसे प्रतिलोममेही प्रविष्ट हुआ इसके पीछे पञ्चीकरण समयमें जो महापृथ्वीकी उत्पत्ति हुई, उस महापृथ्वीको खंड खंड करके प्रत्येक लोममे स्थापन किया इसके अनन्तर खंड खंडमें अवस्थित वह पृथ्वी सृष्टिकालमें एकबार आविर्भूत और प्रलय कालमे तिरोहित हुई॥ १२॥ अतएव महाविराट्के प्रति लोम

मेदिनीतिचविख्यातेत्युक्तमेतन्मतंशृणु ॥ जलधौताकृतापूर्ववर्धितामेदसायतः ॥ १० ॥ कथायामितेतज्जन्मसार्थकंसर्वमंगलम् ॥ पुराश्रुतंय
च्छ्रुत्युक्तंधर्मवक्राच्चपुष्करे ॥ ११ ॥ महाविराट्शरीरस्यजलस्थस्यचिरंस्फुटम् ॥ मनोबभूवकालेनसर्वांगव्यापकंध्रुवम् ॥ १२ ॥ तच्चप्रविष्टं
सर्वेषांतल्लोम्नांविवरेषुच ॥ कालेनमहतापश्चाद्बभूववसुधामुने ॥ १३ ॥ प्रत्येकंप्रतिलोम्नांचकूपेषुसंस्थितासदा ॥ आविर्भूतातिरोभूतासजलाच
पुनःपुनः ॥१४॥आविर्भूतासृष्टिकालेतज्जलोपर्युपस्थिता ॥ प्रलयेचतिरोभूताजलस्याऽभ्यंतरेस्थिता ॥ १५ ॥ प्रतिविश्वेषुवसुधाशैलका
ननसंयुता ॥ सप्तसागरसंयुक्तासप्तद्वीपसमन्विता ॥ १६ ॥ हेमाद्रिमेरुसंयुक्ताग्रहचंद्रार्कसंयुता ॥ ब्रह्मविष्णुशिवाद्यैश्चसुरैर्लोकैस्तदाज्ञया
॥ १७ ॥ पुण्यतीर्थसमायुक्तापुण्यभारतसंयुता ॥ कांचनीभूमिसंयुक्तासप्तस्वर्गसमन्विता ॥ १८ ॥ पातालसप्ततदधस्तदूर्ध्वंब्रह्मलोककः ॥
ध्रुवलोकश्चतत्रैवसर्वविश्वंचतत्रवै ॥१९॥ एवंसर्वाणिविश्वानिपृथिव्यांनिर्मितानिच ॥ नश्वराणिचविश्वानिसर्वाणिकृत्रिमाणिवै ॥ २० ॥

कूपमे जो मन प्रविष्ट होता है, उस मनसेही बहुत कालके पीछे वसुधाकी उत्पत्ति होती है ॥ १३ ॥ विराट्रूपी पुरुषके प्रतिलोमकूपमेंही एक एक पृथ्वी विराजमान रहती है केवल वारंवार आविर्भूत और तिरोभूत होना मात्र है॥ १४॥ जब आविर्भूत होती है, तब जलके ऊपर भासमान होती और जब तिरोभूत होती है, तब जलमें मग्न होती है ॥ १५ ॥ यह पृथ्वी प्रतिविश्वमेंही शैल, कानन, सप्तसागर, सप्तद्वीप ॥ १६ ॥ सुमेरुपर्वत, चन्द्र सूर्यादि ग्रह, ब्रह्मा विष्णु शिवादि सुरलोक ॥ १७ ॥ संपूर्ण पुण्यतीर्थ, पवित्र भारतवर्ष, काञ्चनीभूमि, सप्तस्वर्ग ॥ १८ ॥ अधोभागमें सप्त पाताल, ऊर्ध्वमें ब्रह्मलोक और ध्रुवलोक संयुक्त होकर स्थिति करते हैं इसप्रकार संपूर्ण पदार्थ संयुक्त एक एक भूमण्डल एक एक विश्व है ॥ १९ ॥ प्रतिभूमण्डलमेही पूर्वोक्त नियमसे विश्व विरचित होता है

देवर्षि नारद नारायणसे बोले हे प्रभो ! आपने कहा कि. प्रकृतिदेवीके निमेषमें प्रलय उपस्थित होती है और उस पतनमेंही ब्रह्माण्डका पतन होता है और यह प्रलय ही प्राकृतप्रलय है ॥ १ ॥ इस प्रलयमें वसुंधरा देवी तिरोहित होती है सम्पूर्ण विश्वभी जलमें डूब जाता है और संपूर्ण जगत् प्रपंच प्रकृतिके शरीरमे लीन होता है॥ २॥ किन्तु मैं जिज्ञासा करता हूं. वसुंधरा देवी तिरोहित होकर किस स्थानमें अवस्थान करती है और फिर सृष्टिके आरंभमें वह किसप्रकार किस स्थानसे फिर आविर्भूत होती है?॥ ३ ॥ उनके इसप्रकार धन्य, मान्य, सबके आश्रय और विजयप्रद होनेका कारण क्या है ? आप अनुग्रहपूर्वक उनका मंगलनिदान जन्मवृत्तान्त वर्णन कीजिये ॥ ४ ॥ नारायणने कहा हे वत्सनारद ! सबही कहते हैं कि, देवी वसुंधरा सृष्टिके प्रारंभमे जन्म ग्रहण करती है किन्तु वास्तविक मायामयी प्रकृति देवीकी महिमासे उनकीही शक्तिरूपिणी धरणीका कभी आविर्भाव और कभी तिरोभाव होता है, अतएव उनकी इच्छानुसारही प्रतिप्रलयमें पृथ्वी एकबार तिरोहित और

नारदउवाच ॥ देव्यानिमेषमात्रेणब्रह्मणःपातएवच ॥ तस्यपातःप्राकृतिकःप्रलयःपरिकीर्तितः ॥ १ ॥ प्रलयेप्राकृतेचोक्तातत्राऽदृष्टावसुंधरा ॥ जलप्लुतानिविश्वानिसर्वेलीनाःपरात्मनि ॥ २ ॥ वसुंधरातिरोभूताकुत्रावासाचतिष्ठति॥सृष्टेर्विधानसमयेसाऽऽविर्भूताकथंपुनः ॥ ३ ॥ कथं बभूवसाधन्यामान्यासर्वाश्रयाजया ॥ तस्याश्चजन्मकथनंवदमंगलकारणम् ॥ ४ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ सर्वादिसृष्टौसर्वेषांजन्मदेव्याइति श्रुतिः॥आविर्भावस्तिरोभावःसर्वेषुप्रलयेषुच ॥५॥ श्रूयतांवसुधाजन्मसर्वमंगलकारणम् ॥ विघ्ननिघ्नकरंपापनाशनंपुण्यवर्धनम् ॥ ६ ॥ अहोकेचिद्वदंतीतिमधुकैटभमेदसा ॥ बभूववसुधाधन्यातद्विरुद्धमतःशृणु ॥ ७ ॥ ऊचतुस्तौपुराविष्णुंतुष्टौयुद्धेनतेजसा ॥ आवांवधोनयत्रो र्वीपाथसासंवृतेतिच ॥ ८ ॥ तयोर्जीवनकालेनप्रत्यक्षासाऽभवत्स्फुटम् ॥ ततोबभूवमेदश्चमरणानंतरंतयोः ॥ ९ ॥

फिर आविर्भूत होती है ॥५॥ जो हो, अब मंगलप्रद विघ्नविनाशन, पापमोचन और पुण्यवर्द्धक पृथ्वीके जन्मका वृत्तान्त वर्णन करता हूं सुनो ॥६॥ कोई कोई कहते है कि, मधु और कैटभ दैत्यके मेदसे मेदिनीकी उत्पत्ति हुई है, किन्तु वास्तवमे यह बात नहीं है, सम्प्रति मधुकैटभके मेदसे जो मेदिनीकी उत्पत्ति हुई है, वह विरुद्ध मत वर्णन करता हूं सुनो॥ ७॥ अतिपूर्वकालमें विष्णुके संग मधु और कैटभनामक दो दैत्योंका घोर युद्ध उपस्थित हुआ उस युद्धमें दोनों दैत्य विष्णुसे संतुष्ट होकर बोले "हे विष्णु ! हम दोनों युद्धमें संतुष्ट हुए है, अतएव हमसे वर मांगो" विष्णुने कहा "यदि संतुष्ट हुए हो तो मै यही वर मॉगता हूं कि. तुम दोनों मुझसे मारे जाओ" तब दैत्योंने कहा "पृथ्वीका जो स्थान जलमें प्लावित न हो अर्थात् जहां जल न हो उस स्थानमें हमारा वध करो" ॥८॥ इससे स्पष्ट बोध होता है कि, इन दोनों दैत्योंके जीवित कालमे पृथ्वी विद्यमान थी. किन्तु केवल जलमें निमग्न होकर अदृश्यभावसे अवस्थित थी, नहीं तो "पृथ्वीका जो स्थान

मैं सदा तुम्हारे वशीभूत और एकान्त अधीन होकर रहूंगा. हे मुनिवर ! जगन्नाथ श्रीकृष्णने इसप्रकार कहकर उसको सपत्नीहीन पत्नी बनाकर प्राणप्रिया किया॥ ९९॥ पूर्वमें पंचप्रकृतिके अतिरिक्त संपूर्ण देवियोंकी कथा लिखीगई है. उन्होंनेभी एक मूलप्रकृतिकी सेवासे सबकी अपेक्षा श्रेष्ठता लाभ की है॥ १००॥ हे मुने ! अधिक क्या कहूं जिसकी जैसी तपस्या है, वह वैसाही फल लाभ करता है. हे मुनिवर ! भगवती दुर्गा दिव्य सहस्रवर्षपर्यन्त हिमालय पर्वतमें तपस्या ॥ १०१ ॥ और मूलप्रकृतिके चरणकमलोंका ध्यान करके सबकी पूजनीय हुई हैं. देवीसरस्वती गंधमादनपर्वतमें ॥ १०२॥ दिव्यलक्ष वर्षतक तपस्या करके सबकी वंदनीय हुई है. देवी लक्ष्मी दिव्य सौ युग पर्यन्त पुष्करमें तपस्या करके ॥ १०३ ॥ मूलप्रकृतिके प्रसाद—बलसे सबको सम्पद्दात्री हुई है. देवी सावित्री मलयपर्वतमे ॥ १०४ ॥ दिव्य साठसहस्र वर्ष पर्यन्त शक्तिकी आराधनासे सबकी पूजनीय और सबकी वन्दनीय हुई हैं हे विभो ! सौ मन्वन्तरतक शिवने

सपत्नीरहितांतांचचकारप्राणवल्लभाम्॥अन्यायायाश्चतादेव्यःपूजिताःशक्तिसेवया॥ १००॥तपस्तुयादृशंयासांतादृक्तादृक्फलंमुने॥दिव्यंवर्षसहस्रंचतपस्तप्त्वाहिमाचले॥ १०१॥दुर्गाचतत्पदंध्यात्वासर्वपूज्याबभूवह॥सरस्वतीतपस्तप्त्वापर्वतेगंधमादने॥२॥लक्षवर्षंचदिव्यंचसर्ववंद्याबभूवसा॥लक्ष्मीर्युगशतंदिव्यंतपस्तप्त्वाचपुष्करे॥३॥सर्वसंपत्प्रदात्रीचजातादेवीनिषेवणात्॥सावित्रीमलयेतप्त्वापूज्यावंद्याबभूवसा॥४॥षष्टिवर्षसहस्रंचदिव्यंध्यात्वाचतत्पदम्॥शतमन्वंतरंतप्तंशंकरेणपुराविभो॥५॥शतमन्वंतरंचेदंब्रह्माशक्तिजजापह॥शतमन्वंतरंविष्णुस्तप्त्वापाताबभूवह॥ ॥ १०६॥दशमन्वंतरंतप्त्वाश्रीकृष्णःपरमंतपः॥गोलोकंप्राप्तवान्दिव्यंमोदतेऽद्याऽपियत्रहि॥ १०७॥दशमन्वंतरंधर्मस्तप्त्वावै भक्तिसंयुतः॥सर्वप्राणःसर्वपूज्यःसर्वाधारोबभूवसः॥८॥एवं देव्याश्चतपसासर्वेदेवाश्चपूजिताः॥मुनयोमनवोभूपाब्राह्मणाश्चैवपूजिताः॥९॥एवंतेकथितंसर्वंपुराणंसयथागमम्॥गुरुवक्राद्यथाज्ञातंकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि॥ ११०॥इतिश्रीदेवीभा०महा०नवमस्कंधेशक्तिप्रादुर्भावेनारदनारायणसंवादेऽष्टमोध्यायः८

तप किया है ॥ १०५ ॥ ब्रह्मा और विष्णु इन्होंने शत मन्वन्तरतक शक्तिकी आराधना करके जगत्का पालकत्व पद लाभ किया है ॥ १०६॥ श्रीकृष्णने दश मन्वन्तरपर्यन्त घोर तपस्या करके गोलोकमें स्थान पाया है और अबतक वहां परमानन्दसे वास करते है ॥ १०७ ॥ धर्मदेव दश मन्वन्तरतक भक्तिभावसे शक्तिकी आराधना करके सबके जीवन स्वरूप, सबके आराध्य और सबके आधारस्वरूप हुए है ॥ १०८ ॥ हे मुनिवर ! इसप्रकार क्या देवीगण, क्या देवगण, क्या मुनिगण, क्या मनुगण, क्या भूपालगण क्या ब्राह्मणगण सबही शक्तिकी आराधना करके जगत्में पूजनीय हुए हैं ॥ १०९ ॥ हे देवर्षे ! मैंने पूर्वकालमे गुरुके मुखसे वेदविधानानुसार जिस प्रकार सुना है, वह सब पूर्वतन वृत्तान्तवर्णन किया. अब और क्या सुननेकी वासना है सो कहो ॥ ११० ॥

इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायामष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

सच्चिदानंदरूपिणी मूलप्रकृति हुई है ॥ ८८ ॥ वेदमाता देवी सावित्री भी उनके प्रति भक्ति और उनकीही सेवाके बलसे चार वेदकी अधिष्ठात्री देवी
और ब्राह्मणोंकी पूज्य हुई है ॥ ८९ ॥ उनको समस्तविद्याओंकी अधिदेवी, समस्त विद्वन्मण्डलीकी आराध्य और सब विश्वमें पूजित होना केवल प्रकृति
देवीकी आराधना और प्रकृति देवीकी उपासनाका फलमात्र है ॥९०॥ उनकीही आराधनाके बलसे सबकी सम्पदात्री और समस्त ग्रामकी अधिदेवी लक्ष्मी
सबकी ईश्वरी सबसे स्तुतिको प्राप्त सर्वज्ञ सर्वदुःखनिवारिणी सबकी वन्दनीय और सबको पुत्रदायिनी हुई है ॥ ९१ ॥ दुर्गा श्रीकृष्णके वामाङ्गसम्भूत उनके
प्राणोंकी अधिष्ठात्री देवी ॥ ९२ ॥ राधाभी प्रकृतिकी उपासनाके बलसेही सबकी उपासना करनेयोग्य और सर्वज्ञानसम्पन्न हुई हैं मान गौरव और सौभाग्यमें
सबसे अधिक है ॥९३॥राधिकाका कृष्णकी प्राणेश्वरी होना, कृष्णके निकट आदर और सन्मान लाभ करना.श्रीकृष्णके वक्षस्थलमें स्थान प्राप्तहोना और लोका
तीत सौन्दर्यशालिनी होकर कृष्णको पतिपाना इन सब बातोंका मूलकारण शक्तिसेवा अर्थात् मूलप्रकृतिकी आराधना है, क्योंकि राधिकाने श्रीकृष्णको पति
लाभ करनेकेलिये भारतमें शतशृंग पर्वतपर मूलप्रकृतिकी प्रसन्नताके उद्देशसे ॥ ९४ ॥ देव मानके हजार वर्षपर्यन्त घोरतर तपस्या की है, फिर शक्तिरूपा
मूलप्रकृतिके प्रसन्न होनेपर श्रीकृष्णने राधिकाको शशिकलाके समान देखकर ॥ ९५ ॥ स्वयं वक्षःस्थलमें धारणकर करुणायुक्त होकर उनको अनन्य दुर्लभ
वर देकर कहा॥९६॥हे प्रिये ! तुम मेरे प्रति भक्तिमती होकर सदा मेरे वक्षःस्थलमे वास करो. मेरी सब पत्नियोंके मध्य तुम सौभाग्यमें, मानमें प्रणयमें और
गौरवमें सबसे श्रेष्ठ होओ ॥ ९७ ॥ तुम आजसे मेरी ज्येष्ठ और श्रेष्ठतमा पत्नी हुई मैं तुमको सर्वप्रधाना जानकर आदर करूंगा ॥ ९८ ॥ हे प्राणवल्लभे !

सावित्रीदेवमाताचवेदाधिष्ठातृदेवता ॥ पूज्याद्विजानांवेदज्ञायज्ज्ञानाद्यस्यसेवया ॥ ८९ ॥ सर्वविद्याधिदेवीसापूज्याचविदुषांपरा ॥ यत्सेव
यायत्तपसासर्वविश्वेषुपूजिता ॥९० ॥ सर्वग्रामाधिदेवीसासर्वसंपत्प्रदायिनी ॥ सर्वेश्वरीसर्ववंद्यासर्वेषांपुत्रदायिनी ॥ ९१ ॥ सर्वस्तुताचसर्व
ज्ञासर्वदुर्गार्तिनाशिनी॥कृष्णवामांससंभूताकृष्णप्राणाधिदेवता ॥ ९२ ॥ कृष्णप्राणाधिकाप्रेम्णाराधिकाशक्तिसेवया ॥ सर्वाधिकंचरूपंचसौ
भाग्यंमानगौरवे ॥ ९३ ॥ कृष्णवक्षःस्थलस्थानंपत्नीत्वेप्रापसेवया ॥ तपश्चकारसापूर्वंशतशृंगेचपर्वते ॥ ९४ ॥ दिव्यवर्षसहस्रंचपतिप्राप्त्यर्थ
मेवच॥जातेशक्तिप्रसादेतुदृष्ट्वाचंद्रकलोपमाम् ॥ ९५ ॥ कृष्णोवक्षःस्थलेकृत्वारुरोदकृपयाविभुः ॥ वरंतस्यैददौसारंसर्वेषामपिदुर्लभम्॥९६॥
ममवक्षःस्थलेतिष्ठममभक्ताचशाश्वती ॥ सौभाग्येनचमानेनप्रेम्णाथोगौरवेणच ॥ ९७ ॥ त्वंमेश्रेष्ठाचज्येष्ठाचप्रेयसीसर्वयोषिताम् ॥ वरिष्ठाच
गरिष्ठाचसंस्तुतापूजितामया ॥ ९८ ॥ सततंतवसाध्योऽहंवश्यश्चप्राणवल्लभे ॥ इत्युक्त्वाचजगन्नाथश्चकारललनांततः ॥ ९९ ॥

यदि ब्रह्माण्डही असंख्य हों तो कितने ब्रह्माण्डमें कितने विष्णु और कितने महेश्वर है इनका भी निर्णय करनेमें कौन समर्थ होगा?किन्तु एकमात्र परब्रह्म परमेश्वर इन असंख्य ब्रह्माण्डोंके अधीश्वर है॥७८॥वह सच्चिदानन्दरूपी परमेश्वरही सबके परमात्मा हैं क्या ब्रह्मा क्या विष्णु क्या महादेव क्या महाविराट् ॥७९ ॥ क्या क्षुद्रविराट् सभी उनके अंश है वही मूल प्रकृति है इनसेही अर्धनारीश्वर श्रीकृष्ण उत्पन्न हुए हैं॥८०॥जो द्विधाभूत होकर द्विभुजरूपसे गोलोकमें और चतुर्भुजरूपसे वैकुण्ठमे वास करते है॥८१॥ब्रह्मासे तृणपर्यन्त अति सामान्य पदार्थ भी प्रकृतिसे उत्पन्न हैं अतएव प्रकृतिप्रभव सम्पूर्ण पदार्थही नाशवान् हैं ॥ ८२ ॥ इस प्रकार उस सृष्टिके निदानभूत स्वेच्छामय सत्यसनातन त्रिगुणातीत परब्रह्मही प्रकृतिके अतीत पदार्थ हैं॥८३॥उनकी उपाधि नहीं और आकृतिभी नहीं है. तव

ब्रह्मादीनांचब्रह्माण्डेसंख्यांजानातिकःपुमान् ॥ ब्रह्मांडानांचसर्वेषामीश्वरश्चैकएवसः ॥ ७८ ॥ सर्वेषांपरमात्माचसच्चिदानंदरूपधृक् ॥ ब्रह्माद यश्चतस्यांशास्तस्यांशश्चमहाविराट् ॥७९॥ तस्यांशश्चविराट्क्षुद्रःसैवेयंप्रकृतिःपरा॥ तस्याःसकाशात्संजातोऽप्यर्धनारीश्वरस्ततः ॥ ८० ॥ सैवकृष्णोद्विधाभूतोद्विभुजश्चचतुर्भुजः ॥ चतुर्भुजश्चवैकुंठेगोलोकेद्विभुजःस्वयम् ॥ ८१ ॥ ब्रह्मादितृणपर्यंतंसर्वंप्राकृतिकंभवेत् ॥ यद्यत्प्रा कृतिकंसृष्टंसर्वंनश्वरमेवच ॥८२॥ एवंविधंसृष्टिहेतुंसत्यंनित्यंसनातनम् ॥ स्वेच्छामयंपरंब्रह्मनिर्गुणंप्रकृतेःपरम् ॥ ८३ ॥ निरुपाधिनिराकारं भक्तानुग्रहकातरम् ॥ करोतिब्रह्माब्रह्मांडंयज्ज्ञानात्कमलोद्भवः ॥ ८४ ॥ शिवोमृत्युंजयश्चैवसंहर्तासर्वसत्त्ववित् ॥ यज्ज्ञानाद्यस्यतपसासर्वेश स्तुतपोमहान् ॥ ८५ ॥ महाविभूतियुक्तश्चसर्वज्ञःसर्वदर्शनः ॥ सर्वव्यापीसर्वपाताप्रदातासर्वसंपदाम् ॥ ८६ ॥ विष्णुःसर्वेश्वरःश्रीमान्यद्भ क्त्यातस्यसेवया ॥ महामायाचप्रकृतिःसर्वशक्तिमयीश्वरी ॥ ८७ ॥ सैवप्रोक्ताभगवतीसच्चिदानंदरूपिणी ॥ यज्ज्ञानाद्यस्यतपसायद्भक्त्याय स्यसेवया ॥ ८८ ॥

जो वह यह सब स्वीकार करते हैं सो केवल भक्तोंपर अनुग्रह प्रकाश मात्र है कमलयोनि ब्रह्मा केवल उनकेही ज्ञानबलसे ब्रह्माण्डकी रचना करनेमे समर्थ होते हैं॥८४॥योगीश्वर शिवने जो मृत्युञ्जय नाम धारण किया है,सबके संहारकर्त्ता और सर्वतत्त्वविज्ञाता हुए हैं, वह केवल उनकी ही कृपाका बल है ॥ ८५ ॥ तपश्चरणसे उन परब्रह्मकी उपलब्धि करनेके कारण वह सर्वेश, सर्वज्ञ, महाविभूतियुक्त, सर्वदर्शी, सर्वव्यापी, सबके रक्षक हैं और सर्वसम्पद्दाता हुए हैं॥८६ ॥ उन परब्रह्मके प्रति भक्ति और उनकी आराधना ही श्रीमान् विष्णु वो सर्वेश्वरत्वलाभका मूलकारण है। महामाया प्रकृतिदेवीभी उनके ही बलसे सर्वेश्वरी और सर्वशक्तिमयी हुई हैं ॥८७॥भगवती दुर्गाने उनके ही प्रति भक्ति, उनकी आराधना और उनकीही सेवा करके अनुग्रहलाभ किया है और उस अनुग्रहके बलसेही

आकर फिर बीत जाते हैं वार और मासादि समात्मक वर्ष भी उसी प्रकार क्रमसे एकवार आकर और फिर बीत जाते हैं ॥ ६८ ॥ मनुष्योंका वर्ष पूर्ण होने परही देव मानका एक दिन होता है गणनावित् पण्डित कहते है कि, इसप्रकार मनुष्योंके वर्ष पारिमाण तीन सौ साठ मानवीय युग बीतनेपर ॥ ६९ ॥ देवमानका एक युग होता है इसी प्रकार ( इकहत्तर ) देवयुग बीतनेपर एक मन्वन्तर होता है ॥७०॥ हे वत्स ! इस प्रकार चौदह मन्वन्तर शचीपति इन्द्रकी आयुका पारिमाण अर्थात् चौदह मन्वन्तरके बीतनेपरही एक एक इन्द्रका पतन होता है इस प्रकार अट्ठाईस ( २८ ) इन्द्रका पतन होनेपर हिरण्यगर्भ ब्रह्माका एक दिन होता है ॥ ७१ ॥ इस प्रकार पारिमाणसे एक सौ आठ ( १०८ ) वर्ष पूर्ण होनेपरही ब्रह्माका पतन होता है यह ब्रह्माका पतनही प्राकृत प्रलय है अर्थात फिर उस समय यह पृथ्वी दिखाई नहीं देती ॥ ७२ ॥ संपूर्ण ब्रह्माण्ड जलमें डूब जाता है ब्रह्मा विष्णु और महेश्वरादि ज्ञानपूर्ण ऋषिगण उन सत्यमय चिन्मय

वर्षेपूर्णेनराणांचदेवानांचदिवानिशम् ॥ शतत्रयेषष्ट्यधिकेनराणांचयुगेगते ॥ ६९ ॥ देवानांचयुगंज्ञेयंकालसंख्याविदांमतम् ॥ मन्वंतरंतुदिव्यानांयुगानामेकसप्ततिः ॥ ७० ॥ मन्वंतरसमंज्ञेयमायुष्यंचशचीपतेः ॥ अष्टाविंशतिमेचेन्द्रेगतेब्रह्मदिवानिशम् ॥ ७१ ॥ अष्टोत्तरशतेवर्षे गतेपातश्चब्रह्मणः ॥ प्रलयःप्राकृतोज्ञेयस्तत्राऽदृष्टावसुंधरा ॥ ७२ ॥ जलप्लुतानिविश्वानिब्रह्मविष्णुशिवादयः ॥ ऋषयोज्ञानिनःसर्वेलीनाः सत्येचिदात्मनि ॥ ७३ ॥ तत्रैवप्रकृतिर्लीनातत्रप्राकृतिकोलयः ॥ लयेप्राकृतिकेजातेपातेचब्रह्मणोमुने ॥ ७४ ॥ निमेषमात्रंकालश्चश्रीदेव्याःप्रोच्यतेमुने ॥ एवंनश्यंतिसर्वाणिब्रह्माण्डान्यखिलानिच ॥ ७५ ॥ निमेषांतरकालेनपुनःसृष्टिक्रमेणच ॥ एवंकतिविधासृष्टिर्लयःकति विधोऽपिवा ॥ ७६ ॥ कतिकल्पागतायाताःसंख्यांजानातिकःपुमान् ॥ सृष्टीनांचलयानांचब्रह्मांडानांचनारद॥ ७७ ॥

परब्रह्ममें एकवारही लीन होजाते हैं ॥७३ ॥ इसी समय प्रकृत देवीभी परब्रह्ममें विलीन होती है ब्रह्माका पतन और प्रकृतिका विलय इसकोही प्राकृत प्रलय कहते हैं ॥ ७४ ॥ हे मुनिवर ! यह प्रलयकाल माया युक्त परब्रह्मरूपिणी मूलप्रकृतिका एक निमेष है इस समय जिस स्थानमें जितने ब्रह्माण्ड विद्यमान रहते हैं सब नष्ट होते हैं ॥ ७५ ॥ और यह निमेष परिमित काल बीतने परही फिर क्रमानुसार सृष्टिकार्य वर्धित होता है इस प्रकार कितनीही वार सृष्टि और कितनी ही प्रलय होती है उसकी सीमा नहीं है ॥ ७६ ॥ अतएव कितने कल्प बीत गये हैं और कितने कल्प आवेंगे और कितने बार कितने ब्रह्माण्डकी सृष्टि और कितने वार कितने ब्रह्माण्डका लय होगया है, इसको कौन कह सकता है ? ॥ ७७ ॥

हे वत्स नारद ! इस प्रकार घोरतर कलिके बीतजानेपर और सत्ययुगके प्रवृत्त होनेपर फिर तपस्यादि सत्त्वगुणनिष्ठ सत्य धर्मका पूर्ण प्रचार होगा ॥ ५९ ॥ फिर ब्राह्मणगण तपस्याधर्मनिष्ठ और वेदपरायण होजायँगे फिर घर घर स्त्रियें पतिपरायण और धर्मनिष्ठ होजायँगी ॥ ६० ॥ फिर ब्राह्मणभक्त मनस्वीक्षत्रियगण सिंहासन अधिकार करेंगे पुनः उनका प्रताप, धर्मनिष्ठा और सत्कर्मानुराग बढेगा ॥ ६१ ॥ फिर वैश्योंकी वही वाणिज्यप्रवृत्ति वही ब्राह्मणभक्ति और वही धर्मानुरक्ति प्रत्यागमन करेगी शूद्रगण फिर पुण्यशील, धार्मिक और ब्राह्मणोंके सेवक होंगे ॥६२॥ पुनर्वार ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य सभी देवीध्यान देवी ज्ञान और देवीमन्त्रपरायण होंगे ॥ ६३ ॥ फिर उन्हीं वेद उन्हीं स्मृति और उन्हीं पुराणोका ज्ञान फैल जायगा सबही ऋतुकालमें भार्यागमन करेंगे अधर्मका

कलौगतेचदुर्धर्षेप्रवृत्तेचकृतेयुगे ॥ तपःसत्त्वसमायुक्तोधर्मःपूर्णोभविष्यति ॥ ५९ ॥ तपस्विनश्चधर्मिष्ठावेदज्ञाब्राह्मणाभुवि ॥ पतिव्रताश्चधर्मिष्ठायोषितश्चगृहेगृहे ॥ ६० ॥ राजानःक्षत्रियाःसर्वेविप्रभक्तामनस्विनः ॥ प्रतापवंतोधर्मिष्ठाःपुण्यकर्मरताःसदा ॥ ६१ ॥ वैश्यावाणिज्यनिराताविप्रभक्ताश्चधार्मिकाः ॥ शूद्राश्चपुण्यशीलाश्चधर्मिष्ठाविप्रसेविनः ॥ ६२ ॥ विप्रक्षत्रविशांवंशादेवीभक्तिपरायणाः ॥ देवीमंत्ररताःसर्वेदेवीध्यानपरायणाः ॥ ६३ ॥ श्रुतिस्मृतिपुराणज्ञापुंमांसऋतुगामिनः ॥ लेशोनास्तिह्यधर्मस्यपूर्णोधर्मःकृतेयुगे ॥ ६४ ॥ धर्मस्त्रिपाच्चत्रेतायांद्विपाच्चद्वापरेततः ॥ कलौवृत्तेचैकपाच्चसर्वलुप्तिस्ततःपरम् ॥ ६५ ॥ वाराःसप्ततथाविप्रतिथयःषोडशस्मृताः ॥ तथाद्वादशमासाश्चऋतवश्चषडेवच ॥ ६६ ॥ द्वौपक्षौऽचायनेद्वेचचतुर्भिःप्रहरैर्दिनम् ॥ चतुर्भिःप्रहरैरादिर्मासस्त्रिंशद्दिनैस्तथा ॥ ६७ ॥ वर्षपंचविधंज्ञेयंकालसंख्याविधिक्रमे ॥ यथाचाऽऽयांतियांत्येवयथायुगचतुष्टयम् ॥ ६८ ॥

लेशमात्रभी नहीं रहेगा पुनर्वार सत्ययुगमें धर्म पूर्ण कलामें प्रवृत्त होगा ॥ ६४ ॥ इसके पीछे जब त्रेता उपस्थित होगा तब धर्म त्रिपाद्, जब द्वापर द्विपाद् जब कलिकी प्रवृत्ति तब एक पाद् किन्तु कलिके पूर्णकलामें प्रवृत्त होनेसे फिर धर्मका नाममात्रभी नहीं रहेगा ॥ ६५ ॥ हे वत्स नारद ! अब समयका स्वरूप कहता हूं सुनो रवि इत्यादि सातवार प्रतिपदादि षोडशतिथि वैशाखादि बारह मास ग्रीष्मादि छःऋतु ॥६६॥ शुक्ल और कृष्ण दो पक्ष एवं दक्षिण और उत्तर दो अयन कल्पित हुये हैं चार प्रहरमें दिन चार प्रहरमे रात्रि सुतरां रात्रि और दिन लेकर एकदिन होता है इस प्रकार तीस दिनमें एक मास परिगणित होताहै ॥६७॥ काल—संख्या--गणनामें पांच प्रकार वर्ष पहिलेही (अष्टमस्कंधमें ) निर्देश किया है जिस प्रकार सत्य,त्रेता, द्वापर और कलि, यह चार युगपर्याय क्रमसे

वर्णके घरमे पापस्रोत बहता रहेगा शास्त्रनिषिद्ध लाक्षा ( लाख ) लोहा और लवण बेचना इनका जीवनोपाय होगा ॥ ४८ ॥ ब्राह्मणगण वृषचालन, शूद्रका शवदाहन, शूद्रान्नभोजन और वृषलीगमन करेंगे ॥ ४९ ॥ ऋषियज्ञादि पंचयज्ञमें फिर आस्था नहीं रहेगी. प्रायः ब्राह्मणमात्रही अमावास्या ( की रातको भोजन करेंगे ) भोजन न करनेकी आज्ञा पालनमें विमुख होंगे, यज्ञसूत्र दूर फेंककर ब्राह्मणोचित सन्ध्यावन्दनादि और शौचाचार एकवारही त्याग करेंगे ॥ ५० ॥ ऋणदानजीविनी पुंश्चली और रजस्वला कुट्टनियें ब्राह्मणोंकी रन्धनशाला ( रसोईघर ) में पाचिका अर्थात् भोजन बनानेवाली होगी ॥ ५१ ॥ अन्नविचार योनिविचार आश्रमविचार और लोकविचार कुछभी नहीं रहेगा, सबही म्लेच्छाचार होंगे ॥ ५२ ॥ हे वत्स नारद ! इस प्रकार घोर कलिके प्रवृत्त होनेपर

वृषवाहाविप्रवंशाःशूद्राणांशवदाहिनः ॥ शूद्रान्नभोजिनःसर्वेसर्वेचवृषलीरताः ॥ ४९ ॥ पंचयज्ञविहीनाश्चकुहूरात्रौचभोजिनः ॥ यज्ञसूत्रविहीनाश्चसंध्याशौचविहीनकाः ॥ ५० ॥ पुंश्चलीवार्धुषाजीवाकुट्टनीचरजस्वला ॥ विप्राणांरंधनागारेभविष्यतिचपाचिका ॥५१॥ अन्नानांनियमोनास्तियोनीनांचविशेषतः॥ आश्रमाणांजनानांचसर्वेम्लेच्छाःकलौयुगे ॥ ५२ ॥ एवंकलौसंप्रवृत्तेसर्वंम्लेच्छमयंभवेत् ॥ हस्तप्रमाणेवृक्षेचअंगुष्ठेचैवमानवे ॥ ५३ ॥ विप्रस्यविष्णुयशसःपुत्रःकल्किर्भविष्यति ॥ नारायणकलांशश्चभगवान्बलिनांवरः ॥ ५४ ॥ दीर्घेणकरवालेनदीर्घघोटकवाहनः ॥ म्लेच्छशून्यांचपृथिवींत्रिरात्रेणकरिष्यति ॥ ५५ ॥ निर्म्लेच्छांवसुधांकृत्वाचांतर्धानंकरिष्यति ॥ अराजकाचवसुधादस्युग्रस्ताभविष्यति ॥ ५६ ॥ स्थूलाऽप्रमाणाषड्रात्रंवर्षधाराप्लुतामही ॥ लोकशून्यावृक्षशून्यागृहशून्याभविष्यति ॥ ५७ ॥ ततश्चद्वादशादित्याःकरिष्यंत्युदयंमुने ॥ प्राप्नोतिशुष्कतांपृथ्वीसमातेषांचतेजसा ॥ ५८ ॥

सम्पूर्ण जगत् म्लेछोंसे भरजायगा सम्पूर्ण वृक्ष हस्तप्रमाण और मनुष्य सब अंगुष्ठप्रमाण होंगे ॥ ५३ ॥ इसी अवसरमें बलियोंमें श्रेष्ठ भगवान् नारायण अपने अंशसे विष्णुयशा नामक ब्राह्मणके घर उसके पुत्ररूपमें अवतीर्ण होंगे ॥५४॥ इसके उपरान्त वह हाथमें खड्ग धारण कर सुदीर्घ एक घोडेपर चढ, तीन रात्रिमें पृथ्वी म्लेच्छहीन कर अतन्तर्धान होंगे ॥ ५५ ॥ तब पृथ्वी उनके अन्तर्धान होनेपर अराजक और दस्युग्रस्त होजायगी ॥ ५६ ॥ इसी समय अनवरत छःदिन धारापातसे यह विस्तीर्ण स्थूलकाय पृथ्वी डूबजायगी. मनुष्य, वृक्ष और गृहादिका चिह्नमात्रभी नहीं रहेगा ॥ ५७ ॥ इसके उपरान्त एकवारही बारह सूर्योंके उदय होकर करप्रसारण करनेसे ही सम्पूर्ण जल सूखकर भूमण्डल समान होजायगा ॥ ५८ ॥

पृथ्वीके सब स्थानोंमें नर और नारीमात्र लघुकाय, व्याधिग्रस्त, क्षीणायु, रोगी, और हीनयौवन होंगे ॥ ३६ ॥ वर्षमें पदार्पण न करते करते ही केश सफेद वर्ण हो जायँगे बीसवाँ वर्ष उपस्थित होनेपर समस्त पुरुष महावृद्ध होंगे अष्टवर्षीय रमणी युवती रजस्वला और गर्भवती होंगी ॥३७॥ प्रसव करनेमें वर्ष नहीं जायगा इसके उपरान्त सोलहवाँ वर्ष उपस्थित होतेही बुढापा आजायगा,कदाचित्ही कोई२स्त्री पति पुत्रवती होंगी, नहीं तो प्रायःसभी बाँझ होंगी ॥३८॥ चारो वर्णही कन्या बेचेंगे. माता भार्या पुत्रवधू कन्या और भगिनीके उपपतिही जीवनके अवलम्बन होंगे ॥ ३९ ॥ विना अर्थके कोई हरि नाम जपजनित पुण्यसंचयमें अधिकारी नहीं होगा ॥ ४० ॥ यश प्राप्तहोनेकी इच्छासे दान करके फिर अन्तमें उस अपनी दी हुई वस्तुको ग्रहण करेंगे ॥४१॥ देवता ब्राह्म

वामनाव्याधियुक्ताश्चनरानार्यश्चसर्वतः ॥ स्वल्पायुषोगदायुक्तायौवनैरहिताःकलौ ॥ ३६ ॥ पलिताःषोडशेवर्षेमहावृद्धाश्चविंशतौ ॥ अष्टव र्षाचयुवतीरजोयुक्ताचगर्भिणी ॥ ३७ ॥ वत्सरांतप्रसूतास्त्रीषोडशेचजरान्विता ॥ पतिपुत्रवतीकाचित्सर्वावंध्याःकलौयुगे ॥ ३८ ॥ कन्यावि क्रयिणःसर्वेवर्णाश्चत्वारएवच ॥ मातृजायावधूनांचजारोपेतान्नभक्षकाः ॥ ३९ ॥ कन्यानांभगिनीनांवाजारोपात्तान्नजीविनः ॥ हरेर्नाम्नां विक्रयिणोभविष्यंतिकलौयुगे ॥४० ॥ स्वयमुत्सृज्यदानंचकीर्तिवर्धनहेतवे ॥ ततःपश्चात्स्वदानंचस्वयमुल्लंघयिष्यति ॥ ४१ ॥ देववृत्तिंब्र ह्मवृत्तिंवृत्तिंगुरुकुलस्यच ॥ स्वदत्तांपरदत्तांवासर्वमुल्लंघयिष्यति ॥ ४२ ॥ कन्यकागामिनःकेचित्केचिच्चश्वश्रुगामिनः ॥ केचिद्वधूगामिनश्च केचिद्वैसर्वगामिनः ॥ ४३ ॥ भगिनीगामिनःकेचित्सपत्नीमातृगामिनः ॥ भ्रातृजायागामिनश्चभविष्यंतिकलौयुगे ॥ ४४ ॥ अगम्यागम नंचैवकरिष्यंतिगृहेगृहे ॥ मातृयोनिंपरित्यज्यविहरिष्यंतिसर्वतः ॥ ४५ ॥ पत्नीनांनिर्णयोनास्तिभर्तॄणांचकलौयुगे ॥ प्रजानांचैवग्रामाणां वस्तूनांचविशेषतः ॥ ४६ ॥ अलीकवादिनःसर्वेसर्वेचोराश्चलंपटाः ॥ परस्परंहिंसकाश्चसर्वेचनरघातिनः ॥ ४७ ॥ ब्रह्मक्षत्रविशांवंशाभ विष्यंतिचपापिनः ॥ लाक्षालोहरसानांचव्यापारंलवणस्यच ॥ ४८ ॥

ण वा गुरुकुलके निमित्त अपनी दी हुई हो, वा अपने पूर्व पुरुषोकी दी हुई यदि कोई वृत्ति निर्दिष्ट हो,तो फिर आत्मसात् ( अपने अधीन ) करनेमे त्रुटि नहीं होगी ॥४२॥ कोई कोई कन्या कोई कोई सास कोई कोई पुत्रवधू कोई सब कोई कोई ॥४३॥ भगिनी, कोई सपत्नी जननी और कोई कोई भ्रातृजाया गमन करेगा किसीको कोई गमन अवशिष्ट नहीं रहेगा॥४४॥केवल मातृयोनिके अतिरिक्त प्रत्येक घरमेंही अगम्यागमन प्रचलित होजायगा ॥४५॥ कलियुगमें कौन किसकी पत्नी और कौन किसका भर्त्ता कुछ निर्णय न रहेगा कौन किसकी प्रजा और कौन किसका ग्राम है विशेषतः कौन वस्तु किसकी है कुछ निर्दिष्ट नहीं रहेगा ॥४६॥ सभी मिथ्यावादी, लम्पट, तस्कर, परस्त्रीकातर और नरघातक होंगे ॥ ४७ ॥ ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य इन श्रेष्ठतम तीनों

यन और म्लेच्छ आचारमें अत्यन्त आसक्त होंगे ॥ २४ ॥ कलियुगमें ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्यगण शूद्रके दास होंगे सबही शूद्रके पाचक (रसोईदार) धावक
( कपडेधोनेवाले ) या दूत और वृषवाहक अर्थात् बैलके लादनेवाले होंगे ॥ २५ ॥ मनुष्यमात्रही सत्यहीन पृथ्वी सस्यरहित, वृक्ष फलशून्य और स्त्रियें पुत्रहीन
होंगी ॥२६॥ गायोंके स्तनोंमें प्रायः दुग्ध नहीं रहेगा और यदि कुछेक दुग्ध निकलाभी, तो घृत उत्पन्न नहीं होगा। स्त्री पुरुष आपसमें प्रेमहीन और गृहस्थगण
मिथ्यावादी होंगे॥२७॥राजाका पराक्रम कुछ नहीं रहेगा, प्रजागण करभारसे अत्यन्त पीडित होजावेंगे । क्या विस्तीर्ण जलवाली नदियें क्या अल्पजला
नदी, क्या कन्दरादि समस्तही क्रमानुसार क्षीणजलवाली होंगी ॥ २८ ॥ ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रकी धर्मप्रकृति तिरोहित और पुण्यलोप होगा प्रथम
तो लक्ष पुरुषोंमें एकजन पुण्यवान् होगा, किन्तु फिर वह भी न रहेगा ॥ २९ ॥ क्या नर, क्या नारी, क्या बालक, सभी कुत्सित और विकृताकृति होंगे।

ब्रह्मक्षत्रविशोवंशाःशूद्राणांसेवकाःकलौ ॥ सूपकाराधावकाश्चवृषवाहाश्चसर्वशः ॥२५॥ सत्यहीनाजनाःसर्वेसस्यहीनाचमेदिनी ॥ फलहीना
श्चतरवोऽपत्यहीनाश्चयोषितः ॥२६॥ क्षीरहीनास्तथागावःक्षीरंसर्पिर्विवर्जितम् ॥ दंपतीप्रीतिहीनौचगृहिणःसत्यवर्जिताः ॥ २७ ॥ प्रतापही
नाभूपाश्चप्रजाश्चकरपीडिताः॥ जलहीनामहानद्योदीर्घिकाकंदरादयः॥२८॥धर्महीनाःपुण्यहीनावर्णाश्चत्वारएवच ॥ लक्षेषुपुण्यवान्कोऽपिन
तिष्ठतिततःपरम् ॥ २९॥ कुत्सिताविकृताकारानरानार्यश्चबालकाः ॥ कुवार्ताकुत्सितःशब्दोभविष्यतिततःपरम् ॥३०॥ केचिद्ग्रामाश्चनगरा
नरशून्याभयानकाः ॥ केचित्स्वल्पकुटीरेणनरेणचसमन्विताः ॥३१॥अरण्यानिभविष्यंतिग्रामेषुनगरेषुच॥अरण्यवासिनःसर्वेजनाश्चकरपी
डिताः॥३२॥ नन्यानितभविष्यंतितडागेषुनदीषुच ॥ प्रकृष्टवंशजाहीनाभविष्यंतिकलौयुगे॥३३॥अलीकवादिनोधूर्ताःशठाश्चाऽसत्यवादि
नः॥प्रकृष्टानिचक्षेत्राणिसस्यहीनानितानिद ॥३४॥हीनाःप्रकृष्टाधनिनोदेवभक्ताश्चनास्तिकाः॥हिंसकाश्चदयाहीनाःपौराश्चनरघातिनः॥३५॥

कुत्सित बात और कुत्सित शब्दके अतिरिक्त किसीके मुखसे दूसरी बात उच्चारित नहीं होगी ॥ ३० ॥ कोई कोई ग्राम और कोई कोई नगर एकबारही मनुष्यर
हित होकर भीषणमूर्ति धारण करेंगे और किसी किसी स्थान वा अतिसामान्य कुटीमें और सामान्यलोकोंमें स्थिति रहेगी ॥ ३१ ॥ सम्पूर्ण ग्राम और नगर
अरण्यमें परिणत और अरण्यलोकोंके निवाससे पूर्ण होकर वनवासी मनुष्य करभारसे पीडित हो जावेंगे ॥ ३२ ॥ अनावृष्टिके कारण जलका अभाव होनेसे
तालाब और नदियोंमें रेती होनेलगेगी. सद्वंशोत्पन्न कुलीन नितान्तनीच होजावेंगे ॥ ३३ ॥ पृथ्वी अलीकवादी असत्यपरायण धूर्त और शठोंसे परिपूर्ण होगी
भूमि भलीभांति जोतनेपर भी सस्यका नाममात्र नहीं रहेगा ॥ ३४ ॥ जो अतुल ऐश्वर्यके अधिपति कहकर विख्यात है वही निर्धन और जो देवभक्त हैं वही
नास्तिक होंगे पुरवासियोंके शरीरमें दयाका लेशमात्र नहीं रहेगा वरन ये प्रति वेशीके विद्वेषी और नरघातक हो जावेंगे ॥ ३५ ॥

गाणपत्य और वैष्णवादि धर्मपरायण साधुगण अठारह पुराण मांगल्य शंखध्वनि श्राद्धतर्पण और वेदोक्त क्रियाकलापादि कुछभी नहीं रहेगी ॥ १३ ॥ देवपूजा, देवप्रशंसा और देवताओंके गुणगानकी बात तो दूर रही, देवताओंका नाम पर्यन्तभी लुप्त होगा सांग वेद शास्त्रका नाम पर्यन्त फिर सुनाई नहीं देगा ॥ १४ ॥ साधुसमाज, सत्यधर्म, चारोवेद, ग्राम्यदेव, देवी, व्रत, तपस्या और उपवास एकबारही लयको प्राप्त होंगे ॥ १५ ॥ सभी मद्यमांसादिकी सेवामें अनुरक्त हो गे, मिथ्या और कपटता सबको आश्रय करेगी, यदि कोई पूजाभी करेगा तो वह अर्चना तुलसीविहीन होगी ॥ १६ ॥ प्रायः समस्तलोक शठ, क्रूर, दाम्भिक, अहंकारी, तस्कर और हिंसक होजायँगे ॥ १७ ॥ पुरुष पुरुष और स्त्री स्त्रीमें परस्पर प्रणय नहीं रहेगी। केवल स्त्री पुरुष मात्र भेद रहेगा। जातिभेद एकबारही अन्तर्धान होगा। सुतरां विवाहके संबंधमे भयका लेशमात्रभी न रहेगा। प्रतिपदार्थमेंही स्वस्वामिसत्व बद्धमूल होगा अर्थात् पिता पुत्रके और पुत्र पिताके द्रव्यको

देवपूजादेवनामतत्कीर्तिगुणकीर्तनम् ॥ वेदांगानिचशास्त्राणियथुस्तैःसार्धमेवच॥ १४॥संतश्चसत्यधर्मश्चवेदाश्चग्रामदेवताः ॥ व्रतंतपश्चाऽनशनं ययुस्तैःसार्धमेवच॥ १५॥वामाचाररताःसर्वेमिथ्याकपटसंयुताः ॥ तुलसीरहितापूजाभविष्यतिततःपरम् ॥ १६॥ शठाःक्रूरादांभिकाश्चमहाहंकारसंयुताः॥ चोराश्चहिंसकाःसर्वेभविष्यंतिततःपरम्॥ १७॥पुंसोभेदस्त्रीविभेदोविवाहोवाऽपिनिर्भयः॥स्वस्वामिभेदोवस्तूनांभविष्यतिततःपरम् ॥ १८॥ सर्वेस्त्रीवशगाःपुंसःपुंश्चल्यश्चगृहेगृहे॥तर्जनैर्भर्त्सनैःशश्वत्स्वामिनंताडयंतिच॥ १९॥गृहेश्वरीचगृहिणीगृहीभृत्याधिकोऽधमः ॥ चेटीदाससमौवध्वाःश्वश्रूश्वश्वशुरस्तथा ॥ २० ॥ कर्तारोबलिनोगेहेयोनिसंबंधिबांधवाः ॥ विद्यासंबंधिभिःसार्धंसंभाषापिनविद्यते ॥ २१ ॥ यथाऽपरिचितालोकास्तथापुंसश्चबांधवाः ॥ सर्वकर्माक्षमाःपुंसोयोषितामाज्ञयाविना ॥२२ ॥ ब्रह्मक्षत्रविशःशूद्राजात्याचारविवर्जिताः ॥ संध्याचयज्ञसूत्रंचभवेद्गुप्तंनसंशयः ॥ २३ ॥ म्लेच्छाचाराभविष्यंतिवर्णाश्चत्वारएवच ॥ म्लेच्छशास्त्रंपठिष्यंतिस्वशास्त्राणिविहायच ॥ २४ ॥

स्पर्श नहीं करसकेगा॥ १८ ॥पुरुषमात्रही प्रायः स्त्रीके वशीभूत होगे और प्रत्येक घरमेंही प्रायः स्त्रीके सम्पूर्ण स्त्रियें पुंश्चली धर्म अवलम्बन करेगी वह निरंतर तर्जन गर्जन करके अपने अपने स्वामीको ताडना करती रहेगी॥ १९ ॥गृहिणी गृहकर्त्री होंगी और गृहस्वामी अधम मृत्युकी समान उनके निकट हाथजोडे रहेंगे सास और श्वशुर उनके निकट दास दासीकी समान व्यवहृत होंगे॥ २० ॥स्त्रीके सहोदर इत्यादि बांधवलोगही गृहके कर्ता होगे किन्तु सहाध्यायीगणोंके सहित आलाप मात्र नहीं रहेगा ॥ २१ ॥ गृहस्वामीके भ्रातादि बांधवगण एकबारही अनजान परदेशीके समान अपरिचित होजायँगे गृहिणीकी अनुमतिके विना गृहकर्ताका किसी विषयमे कर्तृत्व करनेकी सामर्थ्य नहीं रहेगी॥ २२ ॥ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रादि जाति भेद एकबारही तिरोहित होगा. संध्यावंदनादि कर्तव्य कार्यका अनुष्ठान करना तो दूर रहे ब्राह्मणगण एकबारही यज्ञोपवीतरहित होंगे ॥ २३ ॥ ब्राह्मणादि चारों वर्णही अपना अपना शास्त्र और आचार परित्याग करके म्लेच्छशास्त्र अध्य

भारतमें गमन करनेके कारण उनका नाम भारती और ब्रह्माकी प्रिया होनेके कारण उनका दूसरा नाम ब्राह्मी हुआ है और वाणी अर्थात् वाक्यकी अधिष्ठात्री देवी हैं इस कारण उनका वाणी नाम हुआहै ॥ २ ॥ हरि सर्वव्यापी हैं, अतएव वह क्या सर अर्थात् सरोवर, क्या वापी, क्या स्रोत, सर्वत्रही विद्यमान रहते हैं। सरसूमें विद्यमान होनेके कारण वह सरस्वान्हैं, वाणी उन सरस्वान्की शक्तिहैं, इसलिये सरस्वती नामसे कही गई है ॥ ३ ॥ नदीरूपा सरस्वती अतिपावन तीर्थस्वरूप हैं। मणियोंके पापरूपीकाष्ठ जलानेमें वह प्रज्वलित अग्निस्वरूप हैं ॥ ४ ॥ हे वत्स नारद! सरस्वतीके शापसे देवी गंगाने अंशसे सलिलरूप धारण किया। फिर भगीरथ उनको भूलोकमें लाये हैं, इसीकारण उनका नाम भागीरथी हुआहै ॥ ५ ॥ भगीरथकी प्रार्थनासे जब गंगाकी एक धारा ऊपर पृथ्वीपर गिरी, तब वसुंधराके धारापातका वेग धारण करनेमें असमर्थ होनेपर एकमात्र धारणपटु श्रीमहादेवजीके निकट प्रार्थना करनेपर उन्होंने उस समय उनको

भारतीभारतंगत्वाब्राह्मीचब्रह्मणःप्रिया॥वाण्यधिष्ठातृदेवीसातेनवाणीप्रकीर्तिता ॥२॥ सरोवाप्यांचस्रोतस्सुसर्वत्रैवहिदृश्यते ॥ हरिःसरस्वांस्त स्ययंतेननाम्नासरस्वती ॥३॥ सरस्वतीनदीसाचतीर्थरूपाऽतिपावनी ॥ पापिनांपापदाहायज्वलदग्निस्वरूपिणी ॥४॥ पश्चाद्भागीरथीनीता महीभगीरथेनच ॥ सावजगामकलयावाणीशापेननारद ॥ ५ ॥ तत्रैवसमयेतांचदधारशिरसाशिवः ॥ वेगंसोढुमयंशक्तोभुवःप्रार्थनयाविभुः ॥६॥पद्माजगामकलयासाचपद्मावतीनदी ॥ भारतभारतीशापात्स्वयंतस्थौहरेःपदे ॥ ७ ॥ ततोऽन्ययासाकलयालेभेजन्मचभारते ॥ धर्मध्वजसुतालक्ष्मीर्विख्यातातुलसीतिच॥८॥पुरासरस्वतीशापात्पश्चाद्धरिशापतः॥बभूववृक्षरूपासाकलयाविश्वपावनी ॥९॥ कलेःपंचसहस्रंच वर्षस्थित्वाचभारते ॥ जग्मुस्ताश्चसरिद्रूपंविहायश्रीहरेःपदम् ॥ १० ॥ यानिसर्वाणितीर्थानिकाशीवृंदावनंविना ॥ यास्यंतिसार्धंताभिश्चवैकुण्ठमाज्ञयाहरेः ॥ ११ ॥शालग्रामःशक्तिशिवौजगन्नाथश्चभारतम् ॥ कलेर्दशसहस्रांतेत्यक्त्वायांतिनिजंपदम् ॥ १२ ॥ साधवश्चपुराणानिशंखानिश्राद्धतर्पणे ॥ वेदोक्तानिचकर्माणिययुस्तैःसार्धमेवच ॥ १३ ॥

मस्तकमें धारण किया था ॥ ६ ॥ भारतीके शापसे पद्माकोभी अंशसे पद्मावती नदी होकर भारतमें अवतीर्ण होना पडाहै किन्तु पूर्णभावसे वैकुण्ठमें नारायणकी अंकलक्ष्मी होकर वास करती हैं ॥ ७ ॥ इनका अपर अंश प्रथम भारतमें राजा धर्मध्वजके तुलसी नामसे विख्यात कन्यारूपमें अवतीर्ण हुआ ॥८॥ अन्तमें भारतीके शापसे और श्रीहरिकी आज्ञासे विश्वपावनी तुलसी वृक्षरूपमें परिणत हुई हैं ॥ ९ ॥ कलिके पाँच हजार वर्ष बीतनेपरही यह सब सरित्‌रूप त्यागकर भारतसे फिर वैकुण्ठधाममें हरिसदनमें गमन करेंगी ॥ १० ॥ श्रीकृष्णकी आज्ञानुसार काशी और वृंदावनके अतिरिक्त और सम्पूर्ण तीर्थ सरिद्गणोंके संग संग वैकुण्ठमें जावेंगे॥ ११ ॥इसके उपरान्त कलिके दश हजार वर्ष बीतनेपर शालिग्राम शिला शिव और शिवशक्ति एवं पुरुषोत्तम जगन्नाथ इस भारतभूमिको छोडकर अपने अपने स्थानको जायेंगे अर्थात् भारतसे शालग्राम माहात्म्य पीठस्थानमाहात्म्य और पुरुषोत्तममाहात्म्य एकवारही अन्तर्धान होजायगा॥ १२॥शैव शाक्त

हे सुन्दरी ! गुरुदेवक मुखसे जिसके कानमें विष्णु, शिव, गणेश और सूर्यादिमन्त्र पडताहैं, संपूर्ण वेदही उसको पवित्र और नरोत्तम कहतेहैं ॥ ४६ ॥ ऐसे पुरुष के जन्म लेतेही उसके पूर्व शत(१००)पुरुष स्वर्गमें हों वा नरकमें हो,तत्काल मुक्तिलाभ करते है ॥ ४७ ॥ और उनमे वा किसी यदि कोई किसी स्थानमें जीवयोनिमें जन्म ग्रहण करता हैं तो वह जीवन्मुक्त होकर अन्तमें विष्णुपद लाभ करता हैं ॥ ४८ ॥ जो पुरुष मेरे भक्तिरसमें आर्द्र होता है, जो पुरुष निरन्तर मेरे गुणकीर्तन और तदनुरूप व्यवहार करता है, जो पुरुष सदा मेरी कथामें चित्त लगाये रहताहै ॥ ४९ ॥ और मेरे गुणानुवाद सुनकर जिसका मन आनन्दमें नृत्य करता रहताहै सर्वांग पुलकित होताहै कंठस्वर रुद्ध होजाता है, अनवरत नेत्रोंसे आसुओंकीधारा गिरती है, बाह्यज्ञान तिरोहित होताहै, वही पुरुष मेरा भक्त है ॥ ५० ॥ मेरे भक्त क्या सुख, क्या मुक्ति, क्या सायुज्य, क्या सारूप्य, क्या सालोक्य, क्या ब्रह्मत्व, क्या अमरत्व किसीकी इच्छा नहीं

गुरुवक्त्राद्विष्णुमंत्रोयस्यकर्णेपतिष्यति ॥ वदंतिवेदास्तंचाऽपिपवित्रंचनरोत्तमम् ॥ ४६ ॥ पुरुषाणांशतपूर्वंतथातज्जन्ममात्रतः ॥ स्वर्गस्थं नरकस्थंवामुक्तिमाप्नोतितत्क्षणात् ॥ ४७ ॥ यैःकैश्चिद्यत्रवाजन्मलब्धंयेषुचजंतुषु ॥ जीवन्मुक्तास्तुतेपूतायांतिकालेहरेःपदम् ॥ ४८ ॥ मद्भ क्तियुक्तोमर्त्यश्चसमुक्तोमद्गुणान्वितः ॥ मद्गुणाधीनवृत्तिर्यःकथाविष्टश्चसंततम् ॥ ४९ ॥ मद्गुणश्रुतिमात्रेणसानंदःपुलकान्वितः ॥ सगद्गदः साश्रुनेत्रःस्वात्मविस्मृतएवच ॥ ५० ॥ नवांछतिसुखंमुक्तिसालोक्यादिचतुष्टयम् ॥ ब्रह्मत्वममरत्वंवातद्वांछाममसेवने ॥ ५१ ॥ इन्द्रत्वं चमनुत्वंचब्रह्मत्वंचसुदुर्लभम् ॥ स्वर्गराज्यादिभोगंचस्वप्नेऽपिचनवांछति ॥ ५२ ॥ भ्रमंतिभारतेभक्तास्तादृग्जन्मसुदुर्लभम् ॥ मद्गुणश्र वणाःश्राव्यगानैर्नित्यंमुदान्विताः ॥ ५३ ॥ तेयांतिचमहींपूत्वानरंतीर्थममाऽऽलयम् ॥ इत्येवंकथितंसर्वंपद्मेकुरुयथोचितम् ॥ ५४ ॥ तदाज्ञ यातास्तत्रकुर्हरिस्तस्थौसुखासने ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कन्धेसप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ सरस्वतीपुण्यक्षे त्रमाजगामचभारते ॥ गंगाशापेनकलयास्वयंतस्थौहरेःपदे ॥ १ ॥

करते, वह केवल मेरी सेवा करनेमे अत्यन्त तत्पर होते हैं ॥ ५१ ॥ वास्तविक वह कभी स्वप्नमेभी दुर्लभ इन्द्रत्व, मनुत्व, ब्रह्मत्व और स्वर्गराज्यभोग करनेकी वासना नहीं करते ॥ ५२ ॥ मेरे भक्त केवल मेरेही गुण सुननेमें लग्न और मेरेही मधुरगुणगानमे नित्य आनंदित होकर भारतमे भ्रमण करते हैं. फलतः भारतमें ऐसे भक्तजन्म अत्यन्त दुर्लभ हैं ॥ ५३ ॥ वह पृथ्वीको पवित्र करके अंतमें मेरे आलयरूप श्रेष्ठतम तीर्थमें गमन करतेहै. हे पद्मे ! यह मैंने तुमसे अभिलाषित समस्त विषय वर्णन किया अब जो रुचि हो सो करो ॥ ५४ ॥ अनन्तर गंगादि सभी श्रीहरिकी आज्ञा पालन करनेको गईं, इस ओर वह स्वयं हरि अपने धाममे अवस्थान करनेलगे ॥ ५५ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ नारायणने कहा हे देवर्षे ! अनन्तर सरस्वती गंगाके शापवश अंशसे पुण्यक्षेत्रभारतमे आई और पूर्णांशसे विष्णुभवन वैकुण्ठधाममे स्थिति करने लगी ॥ १ ॥

मेरे भक्तोके दर्शन और स्पर्शसे पीपलका काटनेवाला मेरे भक्तोकी निन्दा करनेवाला और शूद्रोंका अन्न भोजन करनेवाला ब्राह्मणपर्यन्त अपने अपने किये पापोसे मुक्त होता है ॥ ३५॥ जो देवताका द्रव्य और ब्राह्मणका द्रव्य हरण करता है जो ( लाक्षा ) लाख लोहा और रस तथा कन्या बेचता है ॥ ३६॥ जो महापातकी और शूद्रोका शव फूंकनेवाला है वह भी मेरे भक्तोंके दर्शन और स्पर्श करनेपर अपने अपने पापसे छूटते हैं ॥ ३७॥महालक्ष्मीने कहा हे भक्तवत्सल!आप भक्तोके लक्षण कहिये जिन भक्तोंके दर्शन और स्पर्शसे नराधम शीघ्र पवित्र होते हैं॥ ३८॥हरिभक्तिविहीन घोर अहंकारी आत्मश्लाघामें निरत धूर्त शठ और साधुओकी निन्दा करनेवाले ॥ ३९ ॥ पापात्मा लोग भी शीघ्र महापातकसे छूटते हैं जिन भक्तोंके स्नानावगाहनसे सम्पूर्ण तीर्थ पवित्रता लाभ करते है जिन भक्तोंकी चरणरेणु और पादोदकस्पर्शसे वसुंधरा पवित्र होती है ॥ ४० ॥ भारतीय मनुष्य सदा जिन भक्तोंके दर्शन और स्पर्शकी प्रार्थना करते है और जिन

अश्वत्थनाशकश्चैवमद्भक्तनिंदकस्तथा॥ शूद्रान्नभोजीविप्रश्चपूतोमद्भक्तदर्शनात् ॥३५॥ देवद्रव्यापहारीचविप्रद्रव्यापहारकः॥ लाक्षालोहरसानांचविक्रेतादुहितुस्तथा ॥३६॥ महापातकिनश्चैवशूद्राणांशवदाहकः ॥ भवेयुरेतेपूताश्चमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥३७ ॥ श्रीमहालक्ष्मीरुवाच ॥ भक्तानांलक्षणंब्रूहिभक्तानुग्रहकातर ॥ येषांतुदर्शनस्पर्शात्सद्यःपूतानराधमाः ॥३८॥ हरिभक्तिविहीनाश्चमहाहंकारसंयुताः ॥ स्वप्रशंसारताधूर्ताःशठाश्चसाधुनिंदकाः ॥३९॥ पुनंतिसर्वतीर्थानियेषांस्नानावगाहनात् ॥ येषांचपादरजसापूतापादोदकान्मही ॥४०॥ येषांसंदर्शनंस्पर्शंयेवावांछंतिभारते॥सर्वेषांपरमोलाभोवैष्णवानांसमागमः॥४१॥नह्यम्मयानितीर्थानिनदेवामृच्छिलामयाः॥ तेपुनंत्यपिकालेनविष्णुभक्ताःक्षणाद्दहो ॥४२॥ सूतउवाच ॥ महालक्ष्मीवचःश्रुत्वालक्ष्मीकांतश्चसस्मितः ॥ निगूढतत्त्वंकथितुमपिश्रेष्ठोपचक्रमे ॥ ४३ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ भक्तानांलक्षणंलक्ष्मिगूढंश्रुतिपुराणयोः ॥ पुण्यस्वरूपंपापघ्नंसुखदंभुक्तिमुक्तिदम् ॥ ४४ ॥ सारभूतंगोपनीयंनवक्तव्यंखलेषुच ॥ त्वांपवित्रांप्राणतुल्यांकथयामिनिशामय ॥ ४५॥

भक्तोके समागमसे भारी लाभ दूसरा नहीं है ॥ ४१ ॥ विशेषतः जलमय सम्पूर्ण तीर्थ एवं मृण्मय और शिलामय देवताओंसे बहुत कालमें पाप दूर होता है, किन्तु अब पूँछती हूं कि, आपके जिन भक्तोसे शीघ्र महापातक नष्ट होते है, आपके उन्हीं निर्दिष्टभक्तोंके लक्षण किसप्रकार है ? ॥ ४२ ॥ सूतजीने कहा हे महर्षे ! लक्ष्मीकान्तने महालक्ष्मीके वचन सुन कुछेक हँसकर निगूढतत्त्व अर्थात् भक्तोके लक्षण निर्देश करनेका उपक्रम करके कहा ॥ ४३ ॥ श्रीभगवान् बोले हे लक्ष्मी!भक्तोके लक्षण श्रुति और पुराणमें अत्यन्त गूढभावसे कथित हुए है यह अत्यन्त पवित्र पापघ्न(पापनाशक)सुखद और भुक्ति मुक्तिदायक हैं ॥४४॥यह सारभूत गोपनीय वृत्तान्त खलके निकट प्रकाशित न करै किन्तु अत्यन्त सरलस्वभाव और मेरे प्राणोकी समान हो. इस कारण तुमसे कहताहूं सुनो ॥ ४५ ॥

तुम्हारे जलमें स्नान और अवगाहन करेंगे उनके दर्शन और स्पर्शनसे तुम्हारा पाप छूट जायगा ॥ २३ ॥ हे सुन्दरि । मेरे भक्तोंके दर्शन और स्पर्शनसे भूलोकस्थित संपूर्ण तीर्थ पवित्र होंगे ॥ २४ ॥ सुपवित्रधराका उद्धार और पवित्रता साधन करनेके लिये मेरे मंत्रोपासक अर्थात् ब्रह्मनिष्ठ शैव वैष्णव शाक्त और गाणपत्यादि संपूर्ण भक्त भारतमें वास करते हैं ॥ २५ ॥ मेरे भक्त वहां अवस्थान करके पैर धोते है वह स्थान निःसन्देह पवित्र तीर्थ कहकर पारिगणित होते हैं ॥ २६ ॥ यही क्या ! मेरे भक्तोंके स्पर्श और दर्शनसे स्त्रीहत्या गोहत्या और ब्रह्महत्याकारी एवं कृतघ्न और गुरुदारापहारी पुरुषतकभी पवित्र और जीवन्मुक्त होते हैं ॥ २७ ॥ मेरे भक्तोके दर्शन और स्पर्शनसे एकादशी विहीन संध्यावर्जित नास्तिक और नरहत्याकारीकाभी पाप दूर होता है ॥ २८ ॥ मेरे भक्तोंके दर्शन और स्पर्शसे असिजीवी मसिजीवी धावक अर्थात् रजककर्मकारी ग्रामयाचक और वृषवाही ब्राह्मणोका भी पाप दूर होता है ॥ २९ ॥ मेरे

पृथिव्यांयानितीर्थानिसंत्यसंख्यानिसुंदरि ॥ भविष्यंतिचपूतानिमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥ २४ ॥ मन्मंत्रोपासकाभक्ताविश्रमंतिचभारते ॥ पूतंकर्तुंतारितुंचसुपवित्रांवसुंधराम् ॥ २५ ॥ मद्भक्तायत्रतिष्ठंतिपादंप्रक्षालयंतिच ॥ तत्स्थानंचमहातीर्थंसुपवित्रंभवेद्ध्रुवम् ॥ २६ ॥ स्त्रीघ्नो गोघ्नःकृतघ्नश्चब्रह्मघ्नोगुरुतल्पगः ॥ जीवन्मुक्तोभवेत्पूतोमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥ २७ ॥ एकादशीविहीनश्चसन्ध्याहीनोऽथनास्तिकः ॥ नरघातीभवेत्पूतोमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥ २८ ॥ असिजीवीमसीजीवीधावकोग्रामयाचकः ॥ वृषवाहोभवेत्पूतोमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥ ॥ २९ ॥ विश्वासघातीमित्रघ्नोमिथ्यासाक्ष्यस्यदायकः ॥ स्थाप्यहारीभवेत्पूतोमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥ ३० ॥ अत्युग्रवाग्दूषकश्चजारकः पुंश्चलीपतिः ॥ पूतश्चपुंलीपुत्रोमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥ ३१ ॥ शूद्राणांसूपकारश्चदेवलोग्रामयाजकः ॥ अदीक्षितोभवेत्पूतोमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥ ३२ ॥ पितरंमातरंभार्यांभ्रातरंतनयंसुताम् ॥ गुरोःकुलंचभगिनींचक्षुर्हीनंचबांधवम् ॥ ३३ ॥ श्वश्रूंचश्वशुरंचैवयोनपुष्णातिसुंदरि ॥ समहापातकीपूतोमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥ ३४ ॥

भक्तोंके दर्शन और स्पर्शनसे विश्वासघातक मित्रद्रोही मिथ्यासाक्ष्यदाता और धरोहर मारनेवाले पुरुषभी पापोसे मुक्त होजाते है ॥ ३० ॥ मेरे भक्तोंके दर्शन और स्पर्शसे अति वाग्दुष्ट अर्थात उग्रवचन बोलनेवाला जारक ( अन्यपितासे उत्पन्न ) पुंश्चलीपति और पुंश्चलीका पुत्रभी पवित्र होता है ॥ ३१ ॥ मेरे भक्तोके दर्शन और स्पर्शसे जो ब्राह्मण शूद्रका पाचक ( रसोईदार ) जो देवल पुजारी जो ग्रामवालोका यज्ञ करानेवाला और जो गुरुमंत्रमे दीक्षित नही है वह भी पवित्र होता है ॥ ३२ ॥ हे सुन्दरि ! जो पामर, पिता, माता, भ्राता, स्त्री, पुत्र, कन्या, भगिनी, अंध बंधु ॥ ३३ ॥ गुरुकुल, सास और श्वशुरका भरण पोषण नहीं करता मेरे भक्तोंके दर्शन और स्पर्शसे वह पातकी भी पापसे छूट जाता है ॥ ३४ ॥

इसके अतिरिक्त सरस्वतीको ब्रह्मसदनमें और गंगाको जो शिवसदनमे जानेकी अनुमति दी सो इस विषयमें क्षमा कीजिये ॥ १४ ॥ हे वत्स नारद । देवी कमला जगन्नाथसे यह बात कहकर उनके चरणकमलोंमें गिरगई और अपने केशोंसे उनके चरण वेष्टन करके वारंवार रुदन करने लगी ॥ १५ ॥ इसीसमय भक्तानु ग्रह कातर पद्मनाभ हरिने हास्यमुख और प्रसन्नचित्त हो पद्माको हृदयसे लगाकर कहा भगवान् बोले हे सुरेश्वरि । अपने वचनकी रक्षा करके तुम्हारे कथनानुसार कार्य करूंगा हे कमललोचने ! जिस प्रकारसे दोनों बातोंकी रक्षा हो वह कहता हूं सुनो ॥ १६ ॥ सरस्वती एकांशसे नदीरूप धारण करके भारतमे और अर्धांशसे ब्रह्माके समीप वास करैं और पूर्णांशसे वैकुण्ठमें मेरे समीप विद्यमान रहै ॥ १७ ॥ भगीरथके यत्नसे त्रिभुवन पूत ( पवित्र ) करनेके लिये गंगाको

तांवाणींब्रह्मसदनंगंगांवाशिवमन्दिरम् ॥ गन्तुंवदसिहेनाथतत्क्षमस्वचतेवचः ॥ १४ ॥ इत्युक्त्वाकमलाकांतपादंधृत्वाननामसा ॥ स्वकेशैर्वेष्टनंकृत्वारुरोदचपुनःपुनः ॥ १५ ॥ "उवाचपद्मनाभस्तांपद्मांकृत्वास्ववक्षसि ॥ ईषद्धास्यप्रसन्नास्योभक्तानुग्रहकातरः ॥ १ ॥" ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ त्वद्वाक्यमाचरिष्यामिस्ववाक्यंचसुरेश्वरि ॥ समतांचकरिष्यामिशृणुत्वंकमलेक्षणे ॥ १६ ॥ भारतीयातुकलयासरिद्रूपाचभारते ॥ अर्धांसाब्रह्मसदनंस्वयंतिष्ठतुमद्गृहे ॥ १७ ॥ भगीरथेनसानीतागंगायास्यतिभारते ॥ पूतंकर्तुंत्रिभुवनंस्वयंतिष्ठतुमद्गृहे ॥ १८ ॥ तत्रैवचंद्रमौलेश्चमौलिंप्राप्स्यतिदुर्लभम् ॥ ततःस्वभावतःपूताऽप्यतिपूताभविष्यति ॥ १९ ॥ कलांशांशनगच्छत्वंभारतेवामलोचने॥पद्मावतीसरिद्रूपातुलसीवृक्षरूपिणी॥२०॥कलेःपंचसहस्रेचगतेवर्षेचमोक्षणम्॥युष्माकंसरितांचैवमद्गृहेचागमिष्यथ॥२१॥संपदाहेतुभूताचविपत्तिःसर्वदेहिनाम्॥विनाविपत्तेर्महिमाकेषांपद्मभवेभवेत्॥२२॥मन्मंत्रोपासकानांचसतांस्नानावगाहनात्॥युष्माकंमोक्षणंपापादर्शनात्स्पर्शनात्तथा२३॥

एकांशसे भारतमें जाना होगा ॥ १८ ॥ और एकांशसे चन्द्रशेखरकी दुर्लभ जटामें स्थान लाभ करके स्वभावसे जिसप्रकार पवित्र हैं. उससे भी अधिक पवित्र होगी और पूर्णांशसे मेरे समीप अवस्थान करै ॥ १९ ॥ हे वामलोचने पद्मे ! तुम सबकी अपेक्षा निरपराध हो अतएव तुम्हारा अंशका अंश भारतमें पद्मावती नामक नदी और तुलसी वृक्ष रूपमें परिणत होवे ॥ २० ॥ कलिके पांच हजार वर्ष बीतनेपर तुम शापसे छूटोगी तब फिर तुम मेरे गृहमें आमओगी ॥ २१ ॥ हे पद्मे ! विपत्तिही देहधारियोंकी सम्पत्तिका निदान है संसारमे विपत्तिके विना कोई सम्पद्का गौरव नहीं समझ सकता ॥ २२ ॥ मेरे मंत्रोपासक जो साधुपुरुष

हे नाथ ! मैं निश्चय कहती हूं कि, मै भारतमें जाकर योगावलम्बनपूर्वक इस देहको विसर्जन करूंगी, महात्मा लोग निःसंदेह सदा सबकी रक्षा करते हैं ॥ ४॥ फिर गंगाने कहा हे जगत्पते ! आपने किस अपराधसे मुझको त्याग किया ? मैं शरीरपरित्याग करूंगी इस समय आप इस दोषविहीन रमणीके वधभागी हुए ॥ ५ ॥ इस भूमण्डलमें जो मनुष्य निरपराध स्त्रीको परित्याग करता है वह यद्यपि सर्वेश्वर हो किन्तु तो भी उसको नरकगामी होना पडता है॥ ६ ॥पद्माने कहा हे नाथ ! आप पूर्णसत्त्वगुणस्वरूप है. क्यां आश्चर्य है कि, आपके शरीरमें किसप्रकार क्रोधका संचार हुआ ? जो हो आप सरस्वती और गंगापर प्रसन्न हूजिये क्योंकि क्षमाही सत्पतिका प्रधान गुण है ॥ ७ ॥ और सरस्वतीने जब मुझको शाप दिया है तब मै इसी समय भारतमें जानेको प्रस्तुत हूं किन्तु मुझको कितने कालतक वहां रहना होगा ? कितने दिनोंमे आपके चरण कमलोंका दर्शन प्राप्त होगा ॥ ८ ॥ पापीगण सदा स्नान और अवगाहनद्वारा मेरे जलमें पापरूपी

देहत्यागंकरिष्यामियोगेनभारतेध्रुवम् ॥ अत्युन्नतोहिनियतंपातुमर्हतिनिश्चितम् ॥ ४ ॥ गंगोवाच ॥ अहंकेनाऽपराधेनत्वयात्यक्ताजगत्पते ॥ देहत्यागंकरिष्यामिनिर्दोषायावधंलभ ॥ ५ ॥ निर्दोषकामिनीत्यागंकरोतियोनरोभुवि ॥ सयातिनरकंघोरंकिंतुसर्वेश्वरोऽपिवा ॥६॥ पद्मोवाच ॥ नाथसत्त्वस्वरूपस्त्वंकोपःकथमहोतव ॥ प्रसादंकुरुभार्येद्वेसदीशस्यक्षमावरा ॥ ७ ॥ भारतेभारतीशापाद्यास्यामिकलयाह्यहम्॥कियत्कालंस्थितिस्तत्रकदाद्रक्ष्यामितेपदम् ॥ ८ ॥ दास्यंतिपापिनःपापंसद्यःस्नानावगाहनात् ॥ केनतेनविमुक्ताऽहमागमिष्यामितेपदम् ॥९॥ कलयातुलसीरूपंधर्मध्वजसुतासती॥भुक्त्वाकदालभिष्यामित्वत्पादांबुजमच्युत॥१०॥ वृक्षरूपाभविष्यापित्वदधिष्ठातृदेवता॥समुद्धरिष्यसिकदातन्मेब्रूहिकृपानिधे ॥११॥ गंगासरस्वतीशापाद्यदियास्यतिभारते ॥ शापेनमुक्तापापाच्चकदात्वांचलभिष्यति ॥ १२ ॥ गंगाशापेनवावाणीयदियास्यतिभारतम् ॥ कदाशापाद्विनिर्मुच्यलभिष्यतिपदंतव ॥ १३ ॥

कीचड धोवेंगे तब किस उपायद्वारा उससे छूटकर फिर आपके चरणकमलोंका दर्शन पाऊंगी॥ ९॥जब मैं अंगसे धर्मध्वजकी दुहिता हूंगी तब मुझको कितने दिन पीछे आपका दर्शन प्राप्त होगा ॥ १० ॥ कितने दिन मुझको आपका अधिष्ठानभूत तुलसीवृक्षरूप धारण करके अवस्थान करना होगा हे कृपानिधे ? कहो कितने दिनोंमें मेरा उद्धार करोगे ॥ ११ ॥ भारतीके शापसे यदि गंगाको भारतमे अवतीर्ण होना पडे तो शापसे और पापसे छूटकर कितने दिन पीछे आपका दर्शन करसक्ती है ॥ १२ ॥ और यदि गंगाके शापसे सरस्वतीही भारतमें गमन करै तो उसके शापावसानमे कितना विलम्ब होगा ? कितने दिन पीछे आपके चरणोंका दर्शन करनेमें समर्थ होगी ? ॥ १३ ॥

वशीभूत है, यह निश्चय जानो कि जबतक वह चितामें नहीं जायँगे तबतक उनके मन शान्त न होंगे ॥ ६२ ॥ वह प्रतिदिन जिस कार्यका अनुष्ठान करते है उससे किसी प्रकार वह फलभागी नहीं होसक्ते उनका इस लोक वा परलोक कहीं भी यश नहीं है वरन चरमावस्थामें नरक प्राप्त होता है ॥ ६३ ॥ जिसका यश वा कीर्ति नहीं है उसका जीवन विडम्बनामात्र है बहुत सपत्नियोंका एकत्र रहना कभी मंगलका निमित्त नहीं है॥६४॥केवल एक स्त्री ग्रहण करके जब मनुष्य सुखी नहीं होसकता तब बहुत भार्यावाले पुरुषको जो कष्ट होता है उसमें फिर कहनाही क्या है. हे गंगे ! तुम शिवके समीप और सरस्वती ! तुम ब्रह्माके घर जाओ ॥ ६५ ॥ केवल कमलवासिनी सुशीला कमला मेरे निकट रहै जिसकी पत्नी पतिव्रता सुशीला और आज्ञाकारिणी है ॥ ६६ ॥ उसको इस लोकमें सुख और धर्म एवं परलोकमें मुक्तिलाभ होता है. फलतःजिसकी स्त्री पतिव्रता है वह सर्वान्तःकरणसे सुख भोगकरता है यही नहीं बरन वह जीव

यदह्निकुरुतेकर्मनतस्यफलभाग्भवेत् ॥ निंदितोऽत्रपरत्रैवसर्वत्रनरकंव्रजेत् ॥६३॥ यशःकीर्तिविहीनोयोजीवन्नपिमृतोहिसः ॥ बह्वीनांचसपत्नीनांनैकत्रश्रेयसेस्थितिः ॥६४॥ एकभार्यःसुखीनैवबहुभार्यःकदाचन ॥ यच्छगंगेशिवस्थानंब्रह्मस्थानंसरस्वति ॥ ६५ ॥ अत्रतिष्ठतुमद्गेहे सुशीलाकमलालया ॥ सुसाध्यायस्यपत्नीचसुशीलाचपतिव्रता ॥६६॥ इहस्वर्गेसुखंतस्यधर्मोमोक्षःपरत्रच ॥ पतिव्रतायस्यपत्नीसचमुक्तःशुचिःसुखी॥६७॥जीवन्मृतोशुचिर्दुःखीदुःशीलापतिरेवच॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कन्धेषष्ठोऽध्यायः ॥६॥श्रीनारायणउवाच॥ इत्युक्त्वाजगतांनाथोविररामचनारद ॥ अतीवरुरुदुर्देव्यःसमालिंग्यपरस्परम् ॥१॥ ताश्चसर्वाःसमालोक्यक्रमेणोचुस्तदेश्वरम् ॥ कंपिताःसाश्रुनेत्राश्चशोकेनचभयेनच॥२॥सरस्वत्युवाच॥ विशापंदेहिहेनाथदुष्टमाजन्मशोचनम्॥सत्स्वामिनापरित्यक्ताःकुतोजीवंतिताःस्त्रियः ॥ ३ ॥

न्मुक्त है ॥ ६७ ॥ और जिसकी स्त्री दुश्चारित्रा है इस लोकमे सर्वान्तःकरणके सहित उसको केवल दुःखही भोगना पडता है.अधिक क्या ? उसको जीवन्मृत कहनेसे भी अत्युक्ति नहीं होती ॥ ६८ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ ॥ नारायणने कहा हे वत्स नारद ! जब जगन्नाथ श्रीकृष्ण इसप्रकार कहकर मौन ( चुप ) हुए,तब लक्ष्मी सरस्वती और गंगा परस्परको आलिंगन करके अत्यन्त रुदन करनेलगीं ॥ १ ॥ अनन्तर वह सब जगदीश्वर श्रीकृष्णकी ओर देखकर कंपितगात्र हो शोक और भयसे आँसू बहाती हुई क्रमानुसार उनसे अपने मनका भाव कहने लगीं ॥ २ ॥ प्रथम तो सरस्वतीने कहा हे नाथ ! हमारे इस आजन्म पर्यन्त क्लेशप्रद अतिकठोर शापके छूटनेका क्या उपाय है ? अबलागण क्या कभी अनुकूलपतिके त्यागनेपर जीवन धारण करसकतीं है ॥ ३ ॥

जाकर अंशसे अवतीर्ण होओ ॥५२ ॥ दोनो सपत्नीके सहित कलहका फल भोगो. हे भद्रे ! तुम स्वयं पूर्णरूपसे ब्रह्मसदनमें जाकर ब्रह्माकी पत्नी होओ५३॥ गंगाभी पूर्णरूपसे शिवके समीप जाय और पद्मा मेरेही निकट रहे पद्मा अत्यन्त शान्तप्रकृति क्रोधरहित मद्भक्तिपरायण और सत्त्वगुणावलम्बिनी है ॥५४ ॥ पद्माकी समान साध्वी सच्चरित्रा भाग्यवती और धर्मचारिणी अतिविरल है जो स्त्रियें पद्माके अंशसे जन्म ग्रहण करतीं है वह सब अतिशय धार्मिका और पति परायण होती हैं ॥ ५५ ॥ अधिक क्या ? शान्तस्वभाव और सुशीलकामिनियोंका सर्वत्र समान आदर होताहै क्या तीन भार्या क्या तीन भृत्य क्या तीन बांधव ॥ ५६ ॥ भिन्न स्वभावके तीन जन एकत्र बैठालना निषिद्ध है और वेदविरुद्ध है, क्योंकि तीन जन कभी एकस्वभावके नहीं होसकते अतएव भिन्न प्रकृति तीन जनोंका एकत्र वास कभी मंगलदायक नहीं है. जिस घरमें पुरुषकी समान स्त्रियोंका आधिपत्य प्रबल है और पुरुष स्त्रीके वशीभूत है ॥ ५७ ॥

कलहस्यफलंभुङ्क्ष्वसपत्नीभ्यांसहाऽच्युते ॥ स्वयंचब्रह्मसदनेब्रह्मणःकामिनीभव ॥ ५३ ॥ गंगायातुशिवस्थानमत्रपद्मैवतिष्ठतु ॥ शांताचक्रोधरहितामद्भक्तासत्त्वरूपिणी ॥ ५४ ॥ महासाध्वीमहाभागासुशीलाधर्मचारिणी ॥ यदंशकलयासर्वाधर्मिष्ठाश्चपतिव्रताः ॥ ५५ ॥ शांतरूपाः सुशीलाश्चप्रतिविश्वेषुपूजिताः ॥ तिस्रोभार्यास्त्रिशीलाश्चत्रयोभृत्याश्चबांधवाः ॥ ५६ ॥ ध्रुवंवेदविरुद्धाश्चनह्येतेमंगलप्रदाः ॥ स्त्रीपुंवच्चगृहेयेषांगृहिणांस्त्रीवशःपुमान् ॥ ५७ ॥ निष्फलंचजन्मतेषामशुभंचपदेपदे ॥ मुखेदुष्टायोनिदुष्टायस्यस्त्रीकलहप्रिया ॥ ५८ ॥ अरण्यंतेनगंतव्यंमहारण्यंगृहाद्वरम् ॥ जलानांचस्थलानांचफलानांप्राप्तिरेवच ॥ ५९ ॥ सततंसुलभातत्रनतेषांगृहएवच ॥ वरमग्नौस्थितिर्हिंस्रजंतूनांसन्निधौसुखम् ॥ ६० ॥ ततोऽपिदुःखंपुंसांचदुष्टस्त्रीसन्निधौध्रुवम् ॥ व्याधिज्वालाविषज्वालावरंपुंसांवरानने ॥ ६१ ॥ दुष्टस्त्रीणांमुखज्वालामरणादतिरिच्यते ॥ पुंसांचस्त्रीजितांचैवभस्मांतंशौचमध्रुवम् ॥ ६२ ॥

उनका जन्म निष्फल है और पद पदमें उनको अशुभ संघटित होते हैं जिसकी स्त्री मुखदुष्ट, योनिदुष्ट और कलहप्रिय है ॥ ५८ ॥ उसको निबिडवनमें चला जानाही श्रेष्ठ है. क्योकि ऐसे व्यक्तिके पक्षमें महावन घरकी अपेक्षा सुखका स्थान होता है वह मनुष्य घरमें पैर धोनेका जल बैठनेका स्थान भक्षणार्थ फल इत्यादि कुछ नहीं पाता ॥ ५९ ॥ किन्तु वनमें उसको किसी वस्तुका अभाव नहीं होता. दुष्टा स्त्रीके संग रहनेकी अपेक्षा हिंसक जंतुओं पासमें वा अग्निमें प्रवेश करना उत्तम है ॥ ६० ॥ परन्तु दुष्ट स्त्रीके समीप अवश्य घोर दुःख है. हे वरानने ! यद्यपि व्याधियंत्रण ( रोगजनित कष्ट ) वा विषकी ज्वाला सहन होसक्ती है ॥ ६१ ॥ किन्तु दुष्टा स्त्रीके वाक्यकी यंत्रणा नहीं सही जाती. अधिक क्या उसकी अपेक्षा मृत्युही श्रेष्ठ है जो स्त्रीके अत्यन्त

उसकोभी सरित्रूप धारण करके पापियोंके निवासस्थान मर्त्यलोकमें जाकर कलियुगमे उनके पापग्रहण करना होगा. यह सुनकर सरस्वतीनेभी शापदिया ४१॥ तुमभी पृथ्वीमे जाकर पापियोंका पाप ग्रहणकरो. हे वत्स नारद !इसीप्रकार कलह होही रहाथा कि इसी सयय भगवान् आये ॥४२॥ चतुर्भुजमूर्ति सर्वज्ञ भगवान् हरि चतुर्भुज चार पार्षदोंके सहित वहां आनकर उपस्थितहुए और सरस्वतीको हाथ पकड हृदयसे लगाकर ॥ ४३ ॥ पुराना रहस्य कहनेलगे तब वह अपने अपने शापदान और कलहका कारण जानकर॥४४॥अत्यन्त दुःखित हुई इसीसमय भगवान् हरि समयोचित वचनद्वारा एकादिक्रमसे उनसे सब कहनेलगे भगवान् बोले हे लक्ष्मि!तुम अंशसे मर्त्यलोकमें धर्मध्वज राजाके घर॥४५॥अयोनिसंभवा कन्यारूपमे जन्म लोगी वहां भाग्यके दोषसे तुमको वृक्षत्व लाभकरना होगा ॥ ४६ ॥ वहां मेरे अंशसे उत्पन्न असुरेन्द्र शंखचूडनामक तुम्हारा पाणिग्रहण करेगा फिर तुम यहां आनकर जिस प्रकार मेरी पत्नी हैं उसी प्रकार

कलौतेषांचपापानिग्रहीष्यतिनसंशयः॥ इत्येवंवचनंश्रुत्वातांशशापसरस्वती ॥ ४१ ॥ त्वमेवयास्यतिमहींपापिपापंलभिष्यसि॥एतस्मिन्नंतरे तत्रभगवानाजगामह ॥ ४२ ॥ चतुर्भुजश्चतुर्भिश्चपार्षदैश्चचतुर्भुजैः ॥ सरस्वतींकरेधृत्वावासयामासवक्षसि ॥ ४३ ॥ बोधयामाससर्वज्ञःसर्व ज्ञानंपुरातनम् ॥ श्रुत्वारहस्यंतासांचशापस्यकलहस्यच ॥ ४४ ॥ उवाचदुःखितास्ताश्चवाचंसामयिकींविभुः ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ लक्ष्मि त्वंकलयागच्छधर्मध्वजगृहंशुभे ॥ ४५ ॥ अयोनिसंभवाभूमौतस्यकन्याभविष्यसि ॥ तत्रैवदैवदोषेणवृक्षत्वंचलभिष्यसि ॥ ४६ ॥ मदंश स्याऽसुरस्यैवशंखचूडस्यकामिनी ॥भूत्वापश्चाच्चमत्पत्नीभविष्यसिनसंशयः ॥ ४७ ॥ त्रैलोक्यपावनीनाम्नातुलसीतिचभारते ॥ कलयाच सरिद्भावंशीघ्रंगच्छवरानने ॥ ४८ ॥ भारतंभारतीशापान्नाम्नापद्मावतीभव ॥ गंगेयास्यसिपश्चात्त्वमंशेनविश्वपावनी ॥ ४९ ॥ भारतंभारती शापात्पापदाहायपापिनाम् ॥ भगीरथस्यतपसातेननीतासुकल्पिते ॥ ५० ॥ नाम्नाभागीरथीपूताभविष्यसिमहीतले ॥ मदंशस्यसमुद्रस्य जायाजायेर्ममाज्ञया ॥ ५१ ॥मत्कलांशस्यभूपस्यशंतनोश्चसुरेश्वरि ॥ गंगाशापेनकलयाभारतंगच्छभारति ॥ ५२ ॥

रहोगी इसमें सन्देह नहीं ॥४७ ॥ भारतमे जाकर तुम त्रैलोक्यपाविनी तुलसीनामसे विख्यात होगी. हे वरानने ! शीघ्र भारतमें जाय अंशके द्वारा सरित्रूपसे ॥ ४८ ॥ अवतीर्ण होकर पद्मावती नामसे विख्यात होओ हे गंगे ! तुमको भी सरस्वतीके शापसे मेरे अंशसे ॥ ४९ ॥ भारतमें भारतवासियोके पाप दूर करनेको विश्वपाविनी सरित्रूपसे अवतीर्ण होना पडेगा भगीरथके तपसे अनेक आराधना करके तुमको लेजानेसे ॥ ५० ॥तुम भूलोकमे पूततमा भागीरथी नामसे विख्यात होगी वहां मेरे अंशसम्भूत समुद्र ॥ ५१ ॥ और मेरे अंशसे उत्पन्न राजा शन्तनु तुम्हारे पति होंगे. हे भारती ! गंगाके शापसे तुमभी भारतमें

वही जताती है ? ॥ २९ ॥ तू बडी पतिसोहागिनी हुई हैं, आज तेरा दर्प चूर्ण करूंगी । आज देखतीहूं तेरे हरि मेरा क्या करेंगे ? ॥ ३० ॥ यह कहतेही जब सरस्वती गंगाके केशाकर्षण करने अर्थात् बाल खेचनेमे उद्यत हुई, तब लक्ष्मीने दोनोंको मध्यवर्तिनी होकर निवारण किया ॥ ३१ ॥ वाणी (सरस्वती) गंगाके बाधा देनेसे इतनी प्रवल होगई कि तिसकाल उसको कुछभी हिताहितका विचार नहीं रहा, बरन उसने क्रोधसे अधीर हो उसको यह कहकर शाप दिया कि हे पद्मे ! तुमने जब गंगाके अन्यान्य आचरण वा पक्षपात वशसे कुछ वात न कहकर वृक्ष तथा सरित्की समान जड भावसे स्थित रहीं तो मैं कहती हूं कि शीघ्र तुमको वृक्ष और सरित्स्वरूप धारण करना होगा इसमें सन्देह नहीं ॥ ३२ ॥ ३३ ॥ लक्ष्मीने सरस्वतीकी वात सुनकर कुछभी क्रोध नहीं किया केवल दुःखित हो सरस्वतीका हाथ पकडकर निस्तब्धभावसे अवस्थान करनेलगी ॥ ३४ ॥ इस समय गंगाकेभी कोपसे वारंवार ओष्ठाधर कांपनेलगे फिर लाल

मानचूर्णंकरिष्यामितवाऽद्यहरिसन्निधौ॥किंकरिष्यतितेकान्तोममैवंकांतवल्लभे॥३०॥इत्येवमुक्त्वागंगायाःकेशंग्रहीतुमुद्यता ॥ वारयामासतां पद्मामध्यदेशंसमाश्रिता॥३१॥शशापवाणीतांपद्मांमहाबलवतीसती॥वृक्षरूपासरिद्रूपाभविष्यसिनसंशयः ॥३२॥ विपरीतंततोदृष्ट्वाकिंचिन्नोव कुमर्हसि॥संतिष्ठतिसभामध्येयथावृक्षोयथासरित्॥३३॥शापंश्रुत्वातुसादेवीनशशापचुकोपह॥तत्रैवदुःखितातस्थौवाणींधृत्वाकरेणच ॥३४॥ अत्युन्नतांतुतांदृष्ट्वाकोपप्रस्फुरिताधराम् ॥ उवाचगंगातांदेवींपद्मांचारक्तलोचनाम् ॥ ३५ ॥ श्रीगंगोवाच ॥ त्वमुत्सृजमहोग्रांचपद्मेकिंमेकरिष्यति॥दुःशीलामुखरानष्टानित्यंवाचालरूपिणी ॥ ३६ ॥ वागधिष्ठात्रीदेवीयंसततंकलहप्रिया ॥ यावतीयोग्यताचास्यायावतीशक्तिरेवच ॥३७॥तथाकरोतुवादंचमयासार्धंचदुर्मुखी ॥ स्वबलंयन्ममबलंविज्ञापयितुमिच्छति ॥ ३८ ॥ जानंतुसर्वेह्युभयोःप्रभावंविक्रमंसति॥ इत्येव मुक्त्वासादेवीवाण्यैशापंददाविति ॥ ३९ ॥ सरित्स्वरूपाभवतुसायात्वांचशशापह ॥ अधोमर्त्यंसाप्रयातुसंतियत्रैवपापिनः ॥ ४० ॥

लाल नेत्र कर सरस्वतीको क्रोधमें अत्यन्त उन्मत्त देख लक्ष्मीसे कहा ॥ ३५ ॥ गंगा बोली हे पद्मे ! तुम इस दुष्ट स्वभावा मुखराको छोडदो, यह दुःशीला वाचाल हमारा क्या करेगी ? ॥ ३६ ॥ यह वाक्यकी अधिष्ठात्री होनेसे केवल सदा कलहही करती है उस दुर्मुखीका जितना प्रभाव है जितनी शक्ति है॥ ३७॥ मेरे संग विवाद करके देखले वह अपना बल कितना और मेरा बल कितना है ? यह जाननेकी इच्छा करती है ॥ ३८ ॥ अतएव उपेक्षाको छोड हम दोनोंका पराक्रम और प्रभाव सब देखो. इसप्रकार कहकर गंगाने सरस्वतीको शाप देनेमे उद्यत हो लक्ष्मीसे कहा ॥ ३९ ॥ हे सखि पद्मे ! उसने जब तुमको सरिद्रूपिणी होनेका शाप दिया तब मैभी कहती हूं कि, जहां पापी है वहां मृत्युलोक जो नीचे है वहां गमन करै ॥ ४० ॥

हो उत्सुक चित्तसे वारंवार नारायणके प्रति कटाक्षविक्षेप करनेलगी॥ १८ ॥प्रभु नारायणभी यह देखकर चकितकी समान गंगाकी ओर दृष्टिपात करके कुछके हँसे यह देखकर लक्ष्मीजीने तो कुछ अपराध नहीं माना किन्तु सरस्वती महाक्रोधित होगईं॥ १९ ॥यद्यपि सत्त्वगुणयुक्त लक्ष्मीजीने हास्यमुख हो उन क्रुद्ध सरस्वतीको अनेक प्रकारसे समझाया किन्तु तो भी किसीप्रकार शान्त न हुईं ॥ २० ॥ बरन क्रोधसे उनके वदनमण्डलने लोहितराग धारण किया दोनो नेत्र रक्तवर्ण होगये वह क्रोधके वश हो कांपने लगीं उनके ओष्ठ बराबर प्रस्फुरित होनेलगे तब भर्तासे कहने लगीं ॥ २१ ॥ जो स्वामी सज्जन धार्मिक और गुणवान् हैं वह सब भार्याओंकोही समान नेत्रोंसे देखते हैं किन्तु धूर्तोंके पक्षमें इसके विपरीत है ॥ २२ ॥ हे गदाधर ! गंगाके प्रतिही आपका प्रणय पक्षपात है लक्ष्मीके प्रतिभी उससे न्यून नहीं है केवल मैंही उससे वंचित हूं ॥ २३ ॥ इसीकारण गंगा और लक्ष्मीमें परस्पर प्रणय है, क्योंकि आपभी लक्ष्मीका प्यार करते हैं अतएव

विभुर्जहासतद्वक्त्रंनिरीक्ष्यचक्षणंतदा ॥ क्षमांचकारतद्दृष्ट्वालक्ष्मीर्नैवसरस्वती ॥ १९ ॥ बोधयामासपद्मातांसत्त्वरूपाचसस्मिता॥ क्रोधाविष्टा चसावाणीनचशांताबभूवह॥ २० ॥उवाचवाणीभर्तारंरक्तास्यारक्तलोचना ॥कंपिताकामवेगेनशश्वत्प्रस्फुरिताधरा॥ २१ ॥ सरस्वत्युवाच॥सर्वत्र समताबुद्धिःसद्भर्तुःकामिनींप्रति॥धर्मिष्ठस्यवरिष्ठस्यविपरीताखलस्यच ॥ २२ ॥ ज्ञातंसौभाग्यमधिकंगंगायांतेगदाधर ॥ कमलायांचतत्तुल्यं नचकिंचिन्मयिप्रभो॥ २३ ॥गंगायाःपद्मयासार्धंप्रीतिश्चाऽस्तिसुसंमता ॥ क्षमांचकारतेनेदंविपरीतंहरिप्रिया॥ २४ ॥किंजीवनेनमेऽत्रैवदुर्भगाया श्चसांप्रतम्॥निष्फलंजीवनंतस्यायापत्युःप्रेमवंचिता॥ २५ ॥त्वांसर्वेसत्त्वरूपंचयेवदंतिमनीषिणः॥ तेचमूर्खानवेदज्ञानजानंतिमतिंतव ॥ २६ ॥ सरस्वतीवचःश्रुत्वादृष्ट्वातांकोपसंयुताम् ॥ सनसाचसमालोच्यसजगामबहिःसभाम् ॥ २७ ॥ गतेनारायणेगंगामुवाचनिर्भयंरुषा ॥ वागधि ष्ठातृदेवीसावाक्यंश्रवणदुष्करम् ॥ २८ ॥ हेनिर्लज्जेहेसकामेस्वामिगर्वंकरोषिकिम् ॥ अधिकंस्वामिसौभाग्यंविज्ञापयितुमिच्छसि ॥ २९ ॥

लक्ष्मी यह विपरीताचरण क्यों न सहै ?॥ २४ ॥मैं हतभाग्य हूं मेरे जीवनसे क्या प्रयोजन है कारण कि जो स्त्री पतिके प्रेमसे वंचित है उसका जीवन बिडम्बनामात्र है ॥ २५ ॥ जो मनीषिगण आपको सत्त्वगुणका अधिष्ठाता कहकर निर्देश करते हैं वह कभी पण्डितपदवाच्य होनेके योग्य नहीं हैं वह नितान्त मूर्ख हैं, उनको कुछभी वेदज्ञान नहीं है वह आपकी मनोवृत्ति जाननेमें एकान्त असमर्थ हैं ॥ २६ ॥ हे वत्स नारद ! नारायण सरस्वतीके वचन सुन और उनको अत्यन्त कोपयुक्त जान क्षणकाल चिन्ताके पीछे अन्तःपुरसे बाहर गये ॥ २७ ॥ इसओर वागीश्वरी सरस्वती नारायणके जानेसे निर्भयचित्त हो क्रोधमें भर असहनीय कटुवचनोंके द्वारा गंगासे कहनेलगी ॥ २८ ॥ रे निर्लज्जे ! कामातुरे ! तू स्वामीके सौभाग्यका गर्व करती है. स्वामी तेरे प्रति अत्यन्त प्रणय प्रकाश करतेहैं.

एकबार मस्तक मुण्डन करके सरस्वतीके तटपर वास करके जो पुरुष प्रतिदिन उसमें स्नान करता है उसको फिर गर्भकी यन्त्रणा भोगनी नहीं होती ॥ ९ ॥ हे वत्स नारद ! यह तो मैंने भारतके असीमगुणोंमें सुखप्रद कामप्रद और सारभूत कुछेक वर्णन किया, अब और क्या सुननेकी इच्छा है ? सो कहो ॥ १०॥ सूतजीने कहा हे शौनक ! मुनिवर नारदने नारायणके मुखसे इसप्रकार सुनकर सन्देह दूर होनेकेलिये फिर उसी समय जो प्रश्न पूछा था, सो कहता हूं सुनो ॥ ११ ॥ नारदजी बोले हे प्रभो ! सरस्वती देवी गंगाके संग कलह करके उनके शापसे किसप्रकार स्वीय अंशद्वारा भारतमे पुण्यप्रद संवित् रूपसे अवतीर्ण हुई ॥ १२ ॥ यह श्रुतिसार वृत्तान्त सुननेके लिये मेरा चित्त अत्यन्त उत्सुक हुआ है आपका वचनामृत मान करके किसी प्रकारभी मुझको तृप्ति नहीं हो

नित्यंसरस्वतीतोयेयःस्नायान्मुंडयन्नरः ॥ नगर्भवासंकुरुतेपुनरेवसमानवः ॥ ९ ॥ इत्येवंकथितंकिंचिद्भारतेगुणकीर्तनम् ॥ सुखदंकामदंसारंभूयःकिंश्रोतुमिच्छसि ॥ १० ॥ सूतउवाच ॥ नारायणवचःश्रुत्वानारदोमुनिसत्तमः ॥ पुनःपप्रच्छसंदेहमिमंशौनकसत्वरम् ॥ ११ ॥ नारदउवाच ॥ कथंसरस्वतीदेवीगंगाशापेनभारते ॥ कलयाकलहेनैवबभूवपुण्यदासरित् ॥ १२ ॥ श्रवणेश्रुतिसाराणांवर्धतेकौतुकंमम ॥ कथामृतेनमेतृप्तिःकेनश्रेयसितृप्यते ॥ १३॥ कथंशशापसागंगापूजितांतांसरस्वतीम्॥सातुसत्त्वस्वरूपायापुण्यदाशुभदासदा ॥१४॥ तेजस्विनोर्द्वयोर्वादकारणंश्रुतिसुंदरम्॥सुदुर्लभंपुराणेषुतन्मेव्याख्यातुमर्हसि॥१५॥श्रीनारायणउवाच॥ शृणुनारदवक्ष्यामिकथामेतांपुरातनीम् ॥ यस्याःश्रवणमात्रेणसर्वपापात्प्रमुच्यते ॥ १६ ॥ लक्ष्मीःसरस्वतीगंगातिस्रोभार्याहरेरपि ॥ प्रेम्णासमास्तास्तिष्ठंतिसततंहरिसन्निधौ ॥ १७ ॥ चकारसैकदागंगाविष्णोर्मुखनिरीक्षणम् ॥ सस्मिताचसकामाचसकटाक्षंपुनःपुनः ॥ १८ ॥

ती फलतः श्रेयोलाभमें किसका चित्त चरितार्थता लाभ करसकता है ? ॥ १३॥ सरस्वती सामान्य नारी नहीं हैं, त्रैलोक्यमे सभी उनकी पूजा करते है और गंगाभी सत्त्वगुणप्रधान हैं अतएव उन्होने सर्वदा सबको पुण्य और शुभदात्री होकर सरस्वतीको किसलिये शाप दिया ॥ १४ ॥ दोनोंही तेजस्विनी थीं अतएव बलवत् दोनों पक्षके विवादका कारण सुननेसे कानोंमें अमृतधारा वर्षण करता है. विशेष कर पुराणमें यह सब वृत्तान्त अत्यन्त दुर्लभ है अतएव आप कृपा करके मुझसे वर्णन कीजिये ॥ १५ ॥ नारायणने कहा हे वत्स नारद ! जिस कथाके सुननेसे सम्पूर्ण पाप दूर होते है वही पुरातन कथा वर्णन करता हूं सुनो ॥ १६ ॥ लक्ष्मी सरस्वती और गंगा यह तीनों नारायणके निकट समान प्रेमसे वास करती हैं ॥ १७ ॥ इनमें गंगा एक दिन हास्यवदन

समान बुद्धिशक्तिसंपन्न हो सक्ते है. यदि महामूर्ख मनुष्य भी एक वर्षतक यह वाणीस्तवपाठ करता है ॥ ३२ ॥ तो पद
इजम ही सुपण्डित मेधावी और सुकवि होनेमे समर्थ होता है ॥ ३३ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां पञ्चमोऽध्यायः ॥५॥ ॥ ॥
नारायणने कहा हे वत्स नारद । सरस्वती सदाही वैकुण्ठमे नारायणके निकट वास करती हैं. एक दिन गंगाके सहित कलह उपस्थित होनेपर उनके शापके
कारण अंशद्वारा सरितरूपसे भारतमें अवतीर्ण हुईं ॥ १ ॥ यह भारतमे अतिपावनी पुण्यरूपा और पवित्र तीर्थस्वरूपिणी हैं पुण्यवान् मनुष्य इनके तटमें वास
करके निरन्तर इनकी सेवा करते है ॥ २ ॥ यह तपस्वियोकी तपस्या और तपका फलस्वरूप है जो पापस्वरूप काष्ठराशिको आहरण करता है, यह भस्मीभूत
हुताशनरूप धारण करके उसकी उस पापरूप काष्ठराशिको भस्म करती है ॥ ३ ॥ भारतमें जो ज्ञान सहित सरस्वतीके जलमें कलेवर त्याग करते हैं, वह सदा

सकवींद्रोमहावाग्मीबृहस्पतिसमोभवेत्॥ महामूर्खश्चदुर्बुद्धिर्वर्षमेकंयदापठेत् ॥३२ ॥ सपंडितश्चमेधावीसुकवींद्रोभवेद्ध्रुवम् ॥ इति श्रीदेवी
भागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेपंचमोऽध्यायः॥५॥श्रीनारायणउवाच ॥ सरस्वतीतुवैकुंठेस्वयंनारायणांतिके ॥ गंगाशापनकलहात्कलयाभा
रतेसरित् ॥ १ ॥ पुण्यदापुण्यरूपाचपुण्यतीर्थस्वरूपिणी ॥ पुण्यवद्भिर्निषेव्याचस्थितिःपुण्यवतांमुने ॥ २ ॥ तपस्विनांतपोरूपातपसःफल
रूपिणी ॥ कृतपापेध्मदाहायज्वलदग्निस्वरूपिणी॥३॥ज्ञानात्सरस्वतीतोयेमृतायेमानवाभुवि ॥ तेषांस्थितिश्चवैकुंठेसुचिरंहरिसंसदि ॥ ४ ॥
भारतेकृतपापश्चस्नात्वातत्रचलीलया ॥ मुच्यतेसर्वपापेभ्योविष्णुलोकेवसेच्चिरम् ॥ ५ ॥ चातुर्मास्यांपौर्णमास्यामक्षयायांदिनक्षये ॥ व्यती
पातेचग्रहणेऽन्यस्मिन्पुण्यदिनेऽपिच ॥ ६ ॥ अनुषंगेणयःस्नातोहेतुनाश्रद्धयाऽपिवा ॥ सारूप्यंलभते नूनंवैकुंठेसद्धरेरपि ॥ ७ ॥ सरस्वती
मनुंतत्रमासमेकंचयोजपेत् ॥ महामूर्खःकवींद्रश्चसभवेन्नाऽत्रसंशयः ॥ ८ ॥

वैकुण्ठके मध्य हरिकी सभामें वास करसकते हैं ॥ ४ ॥ भारतमें जो पापाचरण करके सरस्वतीके जलमें स्नान करते हैं, वह लीलापूर्वकही अपने किये सब पापों
से छूटकर दीर्घकालतक विष्णुलोकमें वास करते हैं ॥ ५ ॥ क्या चातुर्मास्यका समय, क्या पूर्णिमा, क्या अक्षया, क्या दिनक्षयसमय, क्या व्यतीपात योग क्या
ग्रहणकाल, क्या अन्य पुण्यदिन ॥ ६ ॥ वा आनुषंगिक जिस किसी कारणसे हो अधिक क्या अश्रद्धापूर्वक होनेपर भी सरस्वतीके जलमें केवल एकबार स्नान
करनेसे वैकुण्ठधाममें जाकर श्रीहरिकी सरूपता लाभ करनेमें समर्थ होते हैं ॥ ७ ॥ एक मासतक सरस्वतीके तटपर वास करके सरस्वतीका मन्त्र जपनेसे
महामूर्ख पुरुष भी कवीन्द्रपदमें प्रतिष्ठित होसकता है इसमें सन्देह नहीं है ॥ ८ ॥

ॐ वागधिष्ठात्र्यै देव्यै स्वाहा मेरे सर्वांगकी सदा रक्षा करै ॥ ७९॥ ॐ सर्वकण्ठवासिन्यै स्वाहा मेरे पूर्वदिक् ॐ सर्वजिह्वाग्रवासिन्यै स्वाहा मेरे अग्निकोण॥ ८०॥ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क्लीं सरस्वत्यै वुधजनन्यै स्वाहा मेरे दक्षिणदिक् ॥ ८१ ॥ ऐं ह्रीं श्रीं यह त्र्यक्षरमन्त्र मेरे नैर्ऋतकोण ॐ ऐं जिह्वाग्रवासिन्यै स्वाहा मेरे पश्चिमदिक् ॥ ८२ ॥ ॐ सर्वाम्बिकायै स्वाहा मेरे वायुकोण ॐ ऐं श्रीं क्लीं गद्यवासिन्यै स्वाहा मेरे उत्तरदिक् ॥ ८३ ॥ ऐं सर्वशास्त्रवासिन्यै स्वाहा मेरे ईशानकोण ॐ ह्रीं सर्वपूजितायै स्वाहा मेरे ऊर्ध्वभाग ॥ ८४ ॥ ह्रीं पुस्तकवासिन्यै स्वाहा मेरे अधोभाग और ॐ ग्रन्थबीजस्वरूपायै स्वाहा मेरे समस्त दिक्की रक्षा करै॥ ८५॥ हे वत्स नारद ! यह मन्त्रशरीर ब्रह्मस्वरूप विश्वजय नामक कवच तुमसे कहा ॥ ८६ ॥ पूर्व कालके समय मैंने यह कवच गन्धमादनपर्वतमे धर्मदेवके मुखसे

ॐसर्वकंठवासिन्यैस्वाहाप्राच्यांसदाऽवतु ॥ ॐसर्वजिह्वाग्रवासिन्यैस्वाहाऽग्निदिशिरक्षतु ॥ ८० ॥ ॐऐंह्रींक्लींसरस्वत्यैबुधजनन्यैस्वाहा ॥
सततंमंत्रराजोऽयंदक्षिणेमांसदाऽवतु ॥ ८१ ॥ ऐंह्रींश्रींत्र्यक्षरोमंत्रोनैर्ऋत्यांसर्वदाऽवतु ॥ ॐऐंजिह्वाग्रवासिन्यैस्वाहामांवारुणेऽवतु ॥८२ ॥
ॐसर्वांबिकायैस्वाहावायव्येमांसदाऽवतु ॥ ॐऐंश्रींक्लींगद्यवासिन्यैस्वाहामामुत्तरेऽवतु ॥८३॥ ऐंसर्वशास्त्रवासिन्यैस्वाहैशान्यांसदाऽवतु ॥
ॐह्रींसर्वपूजितायैस्वाहाचोर्ध्वंसदाऽवतु ॥८४॥ ह्रींपुस्तकवासिन्यैस्वाहाऽधोमांसदाऽवतु॥ॐग्रंथबीजस्वरूपायैस्वाहामांसर्वतोऽवतु॥८५॥
इतितेकथितंविप्रब्रह्ममंत्रौघविग्रहम् ॥ इदंविश्वजयंनामकवचंब्रह्मरूपकम् ॥ ८६॥ पुराश्रुतंधर्मवक्त्रात्पर्वतेगंधमादने॥तवस्नेहान्मयाख्यातंप्रवक्त
व्यंनकस्यचित्॥८७॥गुरुमभ्यर्च्यविधिवद्वस्त्रालंकारचंदनैः॥प्रणम्यदंडवद्भूमौकवचंधारयेत्सुधीः ॥८८॥ पंचलक्षजपेनैवसिद्धंतुकवचंभवेत्॥
यदिस्यात्सिद्धकवचोबृहस्पतिसमोभवेत्॥८९॥महावाग्ग्मीकवीद्रश्चत्रैलोक्यविजयीभवेत् ॥ शक्नोतिसर्वंजेतुंचकवचस्यप्रसादतः॥९०॥ इदं
चकण्वशाखोक्तकवचंकथितंमुने॥स्तोत्रपूजाविधानंचध्यानंचवंदनंशृणु॥९१॥इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेचतुर्थोऽध्यायः ॥४॥

सुना था अब अतिशय स्नेह होनेके कारण तुमसे कहा किन्तु यह कवच कभी किसीके निकट न कहना ॥ ८७ ॥ वस्त्र अलंकार और चन्दनद्वारा यथाविधि गुरु देवकी अर्चना करके गुरुदेवके चरणोमें दण्डवत् प्रणामपूर्वक यह कवच धारण करै ॥ ८८ ॥ फिर लक्षवार जप करनेसे कवच सिद्ध होता हैं, कवचधारी पुरुष कवचके सिद्ध होनेसेही बृहस्पतिके समान वुद्धिमान् ॥ ८९ ॥ वाग्मी कवीन्द्र और त्रैलोक्यविजयी होता है. अधिक क्या इस कवचके प्रभावसे संपूर्ण जय करनेमें समर्थ होता है ॥ ९० ॥ हे मुने ! मैंने तुमसे यह कण्वशाखोक्त कवचका विषय कहा, और पूजाविधि ध्यान और वन्दनादिका विषय वर्णन करताहूं सुनो ॥ ९१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

वह सुकवि वाग्मी और बृहस्पतिकी समान बुद्धिशक्तिसंपन्न हो सक्ते हैं. यदि महामूर्ख मनुष्य भी एक वर्षतक यह वाणीस्तवपाठ करता है ॥ ३२ ॥ तो वह सहजमेही सुपण्डित मेधावी और सुकवि होनेमे समर्थ होता है ॥ ३३ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां पञ्चमोऽध्यायः ॥५॥ ॥ ॥ नारायणने कहा हे वत्स नारद ! सरस्वती सदाही वैकुण्ठमे नारायणके निकट वास करती हैं. एक दिन गंगाके सहित कलह उपस्थित होनेपर उनके शापके कारण अंशद्वारा सरितरूपसे भारतमें अवतीर्ण हुई ॥ १ ॥ यह भारतमे अतिपावनी पुण्यरूपा और पवित्र तीर्थस्वरूपिणी हैं पुण्यवान् मनुष्य इनके तटमें वास करके निरन्तर इनकी सेवा करते है ॥ २ ॥ यह तपस्वियोंकी तपस्या और तपका फलस्वरूप है जो पापस्वरूप काष्ठराशिको आहरण करता है, यह प्रज्वलित हुताशनरूप धारण करके उसकी उस पापरूप काष्ठराशिको भस्म करती है ॥ ३ ॥ भारतमें जो ज्ञान सहित सरस्वतीके जलमे कलेवर त्याग करते हैं,वह सदा

सकवींद्रोमहावाग्मीबृहस्पतिसमोभवेत्॥ महामूर्खश्चदुर्बुद्धिर्वर्षमेकंयदापठेत् ॥३२॥ सपंडितश्चमेधावीसुकवींद्रोभवेद्ध्रुवम् ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेपंचमोऽध्यायः॥५॥श्रीनारायणउवाच ॥ सरस्वतीतुवैकुंठेस्वयंनारायणांतिके ॥ गंगाशापेनकलहात्कलयाभारतेसरित् ॥ १ ॥ पुण्यदापुण्यरूपाचपुण्यतीर्थस्वरूपिणी ॥ पुण्यवद्भिर्निषेव्याचस्थितिःपुण्यवतांमुने ॥ २ ॥ तपस्विनांतपोरूपातपसःफलरूपिणी ॥ कृतपापेध्मदाहायज्वलदग्निस्वरूपिणी॥ ३॥ज्ञानात्सरस्वतीतोयेमृतायेमानवाभुवि ॥ तेषांस्थितिश्चवैकुंठेसुचिरंहरिसंसदि ॥ ४ ॥ भारतेकृतपापश्चस्नात्वातत्रचलीलया ॥ मुच्यतेसर्वपापेभ्योविष्णुलोकेवसेच्चिरम् ॥ ५ ॥ चातुर्मास्यांपौर्णमास्यामक्षयायांदिनक्षये ॥ व्यतीपातेचग्रहणेऽन्यस्मिन्पुण्यदिनेऽपिच ॥ ६ ॥ अनुषंगेणयःस्नातोहेतुनाश्रद्धयाऽपिवा ॥ सारूप्यंलभते नूनंवैकुंठेसहरेरपि ॥ ७ ॥ सरस्वतीमन्तुंतत्रमासमेकंचयोजपेत् ॥ महामूर्खःकवींद्रश्चसभवेन्नाऽत्रसंशयः ॥ ८ ॥

वैकुण्ठके मध्य हरिकी सभामे वास करसकते है ॥ ४ ॥ भारतमे जो पापाचरण करके सरस्वतीके जलमें स्नान करते हैं, वह लीलापूर्वकही अपने किये सब पापों से छूटकर दीर्घकालतक विष्णुलोकमें वास करते है ॥ ५ ॥ क्या चातुर्मास्यका समय, क्या पूर्णिमा, क्या अक्षया, क्या दिनक्षयसमय, क्या व्यतीपात योग क्या ग्रहणकाल,क्या अन्य पुण्यदिन ॥ ६ ॥ वा आनुषंगिक जिस किसी कारणसे हो अधिक क्या अश्रद्धापूर्वक होनेपर भी सरस्वतीके जलमें केवल एकवार स्नान करनेसे वैकुण्ठधाममे जाकर श्रीहरिकी सरूपता लाभ करनेमे समर्थ होते हैं ॥ ७ ॥ एक मासतक सरस्वतीके तटपर वास करके सरस्वतीका मन्त्र जपनेसे महामूर्ख पुरुष भी कवीन्द्रपदमें प्रतिष्ठित होसकता है इसमें सन्देह नहीं है ॥ ८ ॥

ॐ वागधिष्ठात्र्यै देव्यै स्वाहा मेरे सर्वांगकी सदा रक्षा करै ॥७९॥ ॐ सर्वकण्ठवासिन्यै स्वाहा मेरे पूर्वदिक् ॐ सर्वजिह्वाग्रवासिन्यै स्वाहा मेरे अग्निकोण॥८०॥ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क्लीं सरस्वत्यै बुधजनन्यै स्वाहा मेरे दक्षिणदिक् ॥ ८१ ॥ ऐं ह्रीं श्रीं यह त्र्यक्षरमन्त्र मेरे नैर्ऋतकोण ॐ ऐं जिह्वाग्रवासिन्यै स्वाहा मेरे पश्चिमदिक् ॥ ८२ ॥ ॐ सर्वाम्बिकायै स्वाहा मेरे वायुकोण ॐ ऐं श्री क्लीं गद्यवासिन्यै स्वाहा मेरे उत्तरदिक्॥ ८३ ॥ ऐं सर्वशास्त्रवासिन्यै स्वाहा मेरे ईशानकोण ॐ ह्रीं सर्वपूजितायै स्वाहा मेरे ऊर्ध्वभाग ॥ ८४ ॥ ह्रीं पुस्तकवासिन्यै स्वाहा मेरे अधोभाग और ॐ ग्रन्थबीजस्वरूपायै स्वाहा मेरे समस्त दिक्की रक्षा करै॥८५॥ हे वत्स नारद ! यह मन्त्रशरीर ब्रह्मस्वरूप विश्वजय नामक कवच तुमसे कहा ॥ ८६ ॥ पूर्व कालके समय मैंने यह कवच गन्धमादनपर्वतमे धर्मदेवके मुखसे

ॐसर्वकंठवासिन्यैस्वाहाप्राच्यांसदाऽवतु ॥ ॐसर्वजिह्वाग्रवासिन्यैस्वाहाऽग्निदिशिरक्षतु ॥ ८० ॥ ॐऐंह्रींक्लींसरस्वत्यैबुधजनन्यैस्वाहा ॥ सततंमंत्रराजोऽयंदक्षिणेमांसदाऽवतु ॥ ८१ ॥ ऐंह्रींश्रीत्र्यक्षरोमंत्रोनैर्ऋत्यांसर्वदाऽवतु ॥ ॐऐंजिह्वाग्रवासिन्यैस्वाहामांवारुणेऽवतु ॥८२ ॥ ॐसर्वांबिकायैस्वाहावायव्येमांसदाऽवतु ॥ ॐऐंश्रींक्लींगद्यवासिन्यैस्वाहामामुत्तरेऽवतु ॥८३॥ ऐंसर्वशास्त्रवासिन्यैस्वाहैशान्यांसदाऽवतु ॥ ॐह्रींसर्वपूजितायैस्वाहाचोर्ध्वंसदाऽवतु ॥८४॥ ह्रींपुस्तकवासिन्यैस्वाहाऽधोमांसदाऽवतु॥ॐग्रंथबीजस्वरूपायैस्वाहामांसर्वतोऽवतु॥८५॥ इतितेकथितंविप्रब्रह्ममंत्रौघविग्रहम् ॥ इदंविश्वजयंनामकवचंब्रह्मरूपकम् ॥ ८६॥ पुराश्रुतंधर्मवक्रात्पर्वतेगंधमादने॥तवस्नेहान्मयाख्यातंप्रवक्त व्यंनकस्यचित्॥८७॥गुरुमभ्यर्च्यविधिवद्वस्त्रालंकारचंदनैः॥प्रणम्यदंडवद्भूमौकवचंधारयेत्सुधीः ॥८८॥ पंचलक्षजपेनैवसिद्धंतुकवचंभवेत्॥ यदिस्यात्सिद्धकवचोबृहस्पतिसमोभवेत्॥८९॥महावाग्मीकवींद्रश्चत्रैलोक्यविजयीभवेत् ॥ शक्नोतिसर्वंजेतुंचकवचस्यप्रसादतः॥९०॥ इदं चकण्वशाखोक्तंकवचंकथितंमुने॥स्तोत्रपूजाविधानंचध्यानंचवंदनंशृणु॥९१॥इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेचतुर्थोऽध्यायः ॥४॥

सुना था अब अतिशय स्नेह होनेके कारण तुमसे कहा किन्तु यह कवच कभी किसीके निकट न कहना ॥ ८७ ॥ वस्त्र अलंकार और चन्दनद्वारा यथाविधि गुरु देवकी अर्चना करके गुरुदेवके चरणोमें दण्डवत् प्रणामपूर्वक यह कवच धारण करै ॥ ८८ ॥ फिर लक्षवार जप करनेसे कवच सिद्ध होता है, कवचधारी पुरुष कवचके सिद्ध होनेसेही बृहस्पतिके समान बुद्धिमान् ॥ ८९ ॥ वाग्मी कवीन्द्र और त्रैलोक्यविजयी होता है. अधिक क्या इस कवचके प्रभावसे संपूर्ण जय करनेमें समर्थ होता है ॥ ९० ॥हे मुने ! मैंने तुमसे यह कण्वशाखोक्त कवचका विषय कहा, और पूजाविधि ध्यान और वन्दनादिका विषय वर्णन करताहूं सुनो ॥ ९१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

किये प्रश्नके विषयका सिद्धान्त स्थित करनेमें समर्थ हुए तब कृष्णांशोत्पन्न श्रीव्यासदेवजीने महर्षि वाल्मीकिजीके मुखसे पुराणसूत्रका विषय सुनकर तुम्हारी महिमा जानी ॥ २१ ॥ और फिर पुष्करतीर्थमें जाय शत वर्षपर्यन्त शान्तिदात्री स्वरूप तुम्हारी आराधनामें प्रवृत्त हुए इसके पीछे तुम्हारे प्रसन्न होकर उनको वर देनेसे वह कवीन्द्रपदवीमे आरूढ हुए ॥२२॥ फिर उन्होंने वेदविभाग और अठारह पुराणोंकी रचना करी जब महेन्द्रने सदाशिवसे तत्त्वज्ञानकी कथा पूंछी ॥ २३ ॥ तब सदाशिवने क्षणकाल तुम्हारी चिन्ता करके तत्त्वज्ञानका उपदेश प्रदान किया. फिर एक समय देवराजने सुरगुरु बृहस्पतिजीके निकट शब्दशास्त्र विषयक प्रश्न पूँछा ॥२४॥ तब उन्होंने उसके उत्तर देनेमे असमर्थ होकर पुष्कर तीर्थमे जाय देवपरिमाणसे हजारवर्षपर्यन्त तुम्हारी आराधना करके तुमसे वर पाया॥२५॥फिर दिव्य सहस्र वर्षपर्यन्त महेन्द्रको शब्दशास्त्र और शब्दशास्त्रार्थ विषयक उपदेश प्रदान करनेमें समर्थ हुए. हे सुरेश्वरी । जो मुनिगण शिष्यको

तांशिवांवेददध्यौचशतवर्षंचपुष्करे ॥ तदात्वत्तोवरंप्राप्यसत्कवींद्रोबभूवह ॥ २२ ॥ तदावेदविभागंचपुराणंचचकारसः ॥ यदामहेंद्रःप प्रच्छतत्त्वज्ञानंसदाशिवम् ॥ २३ ॥ क्षणंतामेवसंचिंत्यतस्मैज्ञानंददौविभुः ॥ पप्रच्छशब्दशास्त्रंचमहेंद्रश्चबृहस्पतिम् ॥ २४ ॥ दिव्यंवर्षसह स्रंचसत्वांदध्यौचपुष्करे ॥ तदात्वत्तोवरंप्राप्यदिव्यवर्षसहस्रकम् ॥ २५ ॥ उवाचशब्दशास्त्रंचतदर्थंचसुरेश्वरम् ॥ अध्यापिताश्चयेशिष्या यैरधीतंमुनीश्वरैः ॥ २६ ॥ तेचतांपरिसंचिंत्यप्रवर्ततेसुरेश्वरीम् ॥ त्वंसंस्तुतापूजिताचमुनीन्द्रैर्मनुमानवैः ॥ २७ ॥ दैत्येंद्रैश्चसुरैश्चाऽपिब्रह्म विष्णुशिवादिभिः ॥ जडीभूतःसहस्रास्यःपंचवक्त्रश्चतुर्मुखः ॥ २८ ॥ यांस्तोतुंकिमहंस्तौमितामेकास्येनमानवः ॥ इत्युक्त्वायाज्ञवल्क्यश्चभ क्तिनम्रात्मकंधरः ॥ २९ ॥ प्रणनामनिराहारोरुरोदचमुहुर्मुहुः ॥ज्योतीरूपामहामायातेनदृष्टाऽप्युवाचतम् ॥३०॥ सुकवींद्रोभवेत्युक्त्वावैकुं ठंचजगामह ॥ याज्ञवल्क्यकृतंवाणीस्तोत्रमेतत्तुयःपठेत् ॥ ३१ ॥

शिक्षा प्रदान करते हैं ॥ २६ ॥ जो स्वयं अध्ययनमें प्रवृत्त होते हैं वह कोई भी प्रथम तुम्हारा स्मरण विना किये अपने कार्यमें प्रवृत्त नहीं होसक्ते. कितनेही मुनीन्द्र कितने ही मनु ॥ २७ ॥ कितने ही दानव, कितने ही दैत्येन्द्र, कितने ही अमर,यही क्या ब्रह्मा विष्णु और महादेव पर्यन्त तुम्हारी पूजा और तुम्हारा ही स्तव करते हैं किन्तु विष्णु जब सहस्रमुखोंसे महादेव पांचमुखोंसे और ब्रह्मा चारमुखोंसे ॥२८॥ तुम्हारा स्तव करनेमें जडीभूत होते हैं तो फिर मैं सामान्य मनुष्य एकमुखसे क्या स्तव करूं ? कृतोपवास महर्षि याज्ञवल्क्यने इसप्रकार कहकर भक्तिभावसे मस्तक झुकाय ॥२९॥ देवीको प्रणाम किया और क्षणक्षणमें रुदन करनेलगे इस समय फिर उन ज्योतिरूपा महामाया सरस्वतीसे नहीं रहागया उन्होने उनके समीप आनकर कहा ॥३० ॥ "हे वत्स! तुम सुकवीन्द्र होओ इसप्रकार वर दे वैकुण्ठधामको चलीं गई जो याज्ञवल्क्यकृत इस सरस्वतीस्तवका पाठ करते हैं ॥ ३१ ॥

कृष्णद्वैपायन वेदव्यासने इस कवचको धारण करके वेदविभाग और अठारह पुराणकी रचना की है ।। ६८ ॥ शातातप, संवर्त्त, वसिष्ठ, पराशर और याज्ञवल्क्य सरस्वती कवचको धारण और पाठ करके ग्रंथकार हुए हैं ॥६९॥ ऋष्यशृंग, भरद्वाज, आस्तिक देवल, जैगीषव्य और ययाति इन सबने इसकेही बलसे सर्वत्र समान आदर लाभ किया है ॥७० ॥ हे द्विजवर !प्रजापति स्वयं इस कवचके ऋषि बृहती इसका छन्द और शारदा अम्बिका इसकी अधिष्ठात्री देवता है ॥७१॥क्या तत्वार्थज्ञान क्या प्रयोजन सिद्धि क्या समस्त कविता सर्वत्र इसका विनियोग होता है ॥७२॥ श्रीं ह्रीं सरस्वत्यै स्वाहा सम्यक् प्रकारसे मेरे शिरकी

धृत्वावेदविभागंचपुराणान्यखिलानिच ॥ चकारलीलामात्रेणकृष्णद्वैपायनःस्वयम् ॥६८॥ शातातपश्चसंवर्तोवसिष्ठश्चपराशरः ॥ यद्धृत्वापठनाद्ग्रंथंयाज्ञवल्क्यश्चकारसः ॥ ६९ ॥ ऋष्यशृंगोभरद्वाजश्चास्तिकोदेवलस्तथा ॥ जैगीषव्योययातिश्चधृत्वासर्वत्रपूजिताः॥ ७० ॥ कवचस्याऽस्यविप्रेंद्रऋषिरेवप्रजापतिः॥ स्वयंछंदश्चबृहतीदेवताशारदांबिका॥७१॥सर्वतत्त्वपरिज्ञानसर्वार्थसाधनेषुच॥ कवितासुचसर्वासुविनियोगःप्रकीर्तितः ॥७२॥श्रींह्रींसरस्वत्यैस्वाहाशिरोमेपातुसर्वतः ॥ श्रींवाग्देवतायैस्वाहाभालंमेसर्वदाऽवतु ॥ ७३ ॥ ॐह्रींसरस्वत्यैस्वाहेतिश्रोत्रेपातुनिरंतरम् ॥ ॐश्रींह्रींभगवत्यैसरस्वत्यैस्वाहानेत्रयुग्मंसदाऽवतु ॥ ७४ ॥ ऐंह्रींवाग्वादिन्यैस्वाहानासांमेसर्वदाऽवतु ॥ ह्रींविद्याधिष्ठातृदेव्यैस्वाहाचोष्ठंसदाऽवतु ॥ ७५ ॥ ॐश्रींह्रींब्राह्म्यैस्वाहेतिदंतपंक्तिंसदाऽवतु ॥ ऐमित्येकाक्षरोमंत्रोममकंठंसदाऽवतु ॥ ७६ ॥ ॐश्रींह्रींपातुमेग्रीवांस्कंधौमेश्रींसदावतु ॥ ॐह्रींविद्याधिष्ठातृदेव्यैस्वाहावक्षःसदाऽवतु ॥ ७७ ॥ ॐह्रींविद्याधिस्वरूपायैस्वाहामेपातुनाभिकाम् ॥ ॐह्रींक्लींवाण्यैस्वाहेतिममहस्तौसदाऽवतु ॥ ७८ ॥ ॐसर्ववर्णात्मिकायैपादयुग्मंसदाऽवतु ॥ ॐवागधिष्ठातृदेव्यैस्वाहासर्वंसदाऽवतु ॥ ७९ ॥

रक्षा करो श्रीं वाग्देवतायै स्वाहा मेरे कपालकी ॥ ७३ ॥ ओं ह्रीं सरस्वत्यै स्वाहा सर्वदा मेरे दोनों कर्णकी ओं श्रीं ह्रीं भगवत्यै सरस्वत्यै स्वाहा सर्वदा मेरे दोनों नेत्र ॥ ७४ ॥ ऐ ह्रीं वाग्वादिन्यै स्वाहा सर्वदा मेरी नासिकाकी ॐ ह्रीं विद्याधिष्ठात्र्यै देव्यै स्वाहा सदा मेरे ओष्ठकी ॥७५ ॥ ॐ श्रीं ह्रीं ब्राह्म्यै स्वाहा मेरी दन्तपंक्ति ऐं यह एकाक्षरमंत्र सदा मेरे कंठकी ॥७६॥ ॐ श्रीं ह्रीं मेरी ग्रीवाकी श्रीं मेरे दोनों कंधेकी ॐ ह्रीं विद्याधिष्ठात्री देव्यै स्वाहा सदा मेरे वक्षस्थल ॥७७॥ ॐ ह्रीं विद्याधिस्वरूपायै स्वाहा मेरी नाभिकी ॐ ह्रीं क्लीं वाण्यै स्वाहा मेरे दोनों हाथोंकी ॥ ७८ ॥ ॐ सर्ववर्णात्मिकायै स्वाहा मेरे चरण युगल और

अनन्तदेवने पातालतलमें बलिसभामे पाणिनि धीमान् भरद्वाज और शाकटायनको यह मंत्र प्रदान किया था ॥ ५७ ॥ इस मंत्रको चार लक्षवार जपनेसेही
मनुष्य सिद्ध होते हैं मंत्र सिद्ध होनेसेही बृहस्पतिके समान शक्तिशाली होसकता है ॥ ५८ ॥ पूर्वकालके समय विश्वस्रष्टा ब्रह्माजीने गंधमादन, पर्वतमें भृगुको
विश्वजय नामक जो कवच प्रदान किया था, उसको कहता हूं, सुनो ॥ ५९ ॥ एक समय भृगुने सर्वेश्वर सर्वपूजित ब्रह्मासे कहा, भृगु बोले हे ब्रह्मन्! आप
सब वेदवेत्ताओंमें अग्रणी है वेदज्ञान विषयमें आपके समान दूसरा नहीं है ॥ ६० ॥ यही क्या ! आपको अविदित कुछ भी नहीं है, अर्थात् आप सभी
जानते हैं, क्योंकि समस्तही आपसे उत्पन्न हुआ है, अतएव हे प्रभो! जो निर्दोष और समस्त मंत्र गुणनिष्ठ है आप वही सर्वोत्कृष्ट विश्वविजयनामक सरस्व
ती कवच मेरे निकट कीर्त्तन कीजिये ॥ ६१ ॥ ब्रह्माजी बोले हे वत्स! तुमने जो श्रवण मनोहर वेदविहित वेद पूजित सर्वाभीष्टप्रद सरस्वतीकवचको पूँछा सो

शेषःपाणिनयेचैवभारद्वाजायधीमते ॥ ददौशाकटायनायसुतलेबलिसंसदि ॥५७॥ चतुर्लक्षजपेनैवमंत्रःसिद्धोभवेन्नृणाम् ॥ यदिस्यान्मंत्रसि
द्धोहिबृहस्पतिसमोभवेत् ॥ ५८ ॥ कवचंशृणुविप्रेंद्रयद्दत्तंब्रह्मणापुरा ॥ विश्वस्रष्टाविश्वजयंभृगवेगंधमादने ॥ ५९ ॥ भृगुरुवाच ॥ ब्रह्मन्ब्र
ह्मविदांश्रेष्ठब्रह्मज्ञानविशारद ॥ सर्वज्ञसर्वजनकसर्वेशसर्वपूजित ॥ ६० ॥ सरस्वत्याश्चकवचंब्रूहिविश्वजयंप्रभो ॥ अयातयाममंत्राणांसमू
हसंयुतंपरम् ॥ ६१ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ शृणुवत्सप्रवक्ष्यामिकवचंसर्वकामदम् ॥ श्रुतिसारंश्रुतिसुखंश्रुत्युक्तंश्रुतिपूजितम् ॥ ६२ ॥ उक्तंकृष्णेनगो
लोकेमह्यंवृन्दावनेवने ॥ रासेश्वरेणविभुनारासेवैरासमंडले ॥६३॥ अतीवगोपनीयंचकल्पवृक्षसमंपरम् ॥ अश्रुताद्भुतमंत्राणांसमूहैश्चसमन्वित
म्॥६४॥यद्धृत्वाभगवाञ्छुक्रःसर्वदैत्येषुपूजितः॥यद्धृत्वापठनाद्ब्रह्मन्बुद्धिमांश्चबृहस्पतिः॥६५॥पठनाद्धारणाद्वाग्मीकवींद्रोवाल्मिकोमुनिः॥
स्वायंभुवोमनुश्चैवयद्धृत्वासर्वपूजितः॥६६॥कणादोगौतमःकण्वःपाणिनिःशाकटायनः ॥ ग्रंथंचकारयद्धृत्वादक्षःकात्यायनःस्वयम् ॥ ६७ ॥

कहता हूं सुनो ॥ ६२ ॥ सबसे पहले रासेश्वर विभु श्रीकृष्णने गोलोक धाममें वृन्दावन नामक अरण्यमें रासोत्सवके समय रासमण्डलमें वह सरस्वतीकवच
मुझसे कहा था ॥ ६३ ॥ यह कवच अतीव गोपनीय और कल्पवृक्षकी समान अश्रुत अद्भुत मंत्रोसे परिपूर्ण है ॥ ६४ ॥ यह कवच पाठ और धारण करके
बृहस्पति बुद्धिवेत्ता विषयमें अग्रणी हुए हैं इसी कवचके बलसे शुक्राचार्यने दैत्योंके निकट प्रधानता लाभ की है ॥ ६५ ॥ इसी कवचके पाठसे मुनिवर वाल्मी
किने वाग्मिता लाभ करके कवीन्द्र पदमे आरोहण किया है स्वायंभुवमनु इसको धारण करके सर्वत्र समादृत हुए है ॥६६॥कणाद,गौतम, कण्व, पाणिनि,शाक
टायन,दक्ष, कात्यायन यह सभी इस कवचके प्रभावसे ग्रंथकार पदमें अभिषिक्त हुए हैं ॥ ६७ ॥

जो मुनीन्द्र मनु और मनुष्योंसे सर्वदा वंदित होती है मैं भक्तिभावसे उन्हीं शुक्लवर्ण हास्यानना मनोहरा सरस्वतीकी वन्दना करता हूं.विचक्षण पुरुष इसप्रकार ध्यान करके सब द्रव्य मूलमंत्र उच्चारणपूर्वक प्रदान करै॥ ४८॥फिर स्तवपाठ और कवच धारणपूर्वक पृथ्वीमे गिरकर दण्डवत् प्रणाम करै.हे मुनिवर ! यह देवी सरस्वती जिनकी इष्टदेवता है उनकी तो बातही नहीं ॥ ४९ ॥ इसके अतिरिक्त सर्व साधारणको विद्यारम्भ दिवसमें और वर्षके अन्तमे माघशुक्ला पंचमीके दिन सरस्वतीकी पूजा करनी चाहिये वेदोक्त अष्टाक्षरयुक्त मंत्रही सरस्वतीका मूलमंत्र हैं ॥ ५० ॥ अथवा जो जिस मंत्रमे दीक्षित हों वही उनका मूलमंत्र है अतएव निज मूलमंत्रसे हो, वा सरस्वती शब्दमें चतुर्थी मिलाकर अग्निपत्नी "स्वाहा" पर्यन्त शेष धरकर ॥५१॥ उसके पहिले प्रणव "श्रीं ह्रीं" बीज उच्चारणपूर्व

वंदेभक्त्यावंदितांचमुनीद्रमनुमानवैः॥ एवंध्यात्वाचमूलेनसवदत्त्वाविचक्षणः ॥ ४८ ॥ संस्तूयकवचंधृत्वाप्रणमेदंडवद्भुवि ॥ येषांचेयमिष्टदेवीतेषांनित्याक्रियामुने ॥ ४९ ॥ विद्यारंभेचवर्षान्तेसर्वेषांपंचमीदिने ॥ सर्वोपयुक्तोमूलंचवैदिकाष्टाक्षरःपरः ॥ ५० ॥ येषांयेनोपदेशोवातेषांसमूलएवच ॥ सरस्वतीचतुर्थ्यंतंवह्निजायांतमेवच ॥ ५१ ॥ लक्ष्मीमायादिकंचैवमंत्रोऽयंकल्पपादपः॥ पुरानारायणश्चेमंवाल्मीकायकृपानिधिः ॥ ५२ ॥ प्रददौजाह्नवीतीरेपुण्यक्षेत्रेचभारते ॥ भृगुर्ददौचशुक्रायपुष्करेसूर्यपर्वणि ॥ ५३ ॥ चंद्रपर्वणिमारीचोददौवाक्पतयेमुदा ॥ भृगोश्चैवददौतुष्टोब्रह्माबदरिकाश्रमे ॥ ५४ ॥ आस्तिकस्यजरत्कारुर्ददौक्षीरोदसन्निधौ ॥ विभांडकोददौमेरौऋष्यशृङ्गायधीमते ॥ ५५ ॥ शिवःकणादमुनयेगौतमायददौमुदा ॥ सूर्यश्चयाज्ञवल्क्यायतथाकात्यायनायच ॥ ५६ ॥

क मंत्रसे अर्थात् "श्रीं ह्रीं सरस्वत्यै स्वाहा" इस अष्टाक्षर मंत्रसे सरस्वतीको सम्पूर्ण वस्तु प्रदान करै लक्ष्मीमायादिक यह मंत्रही कल्पवृक्ष है अर्थात् कल्पवृक्षके निकटसे जिसप्रकार सम्पूर्ण अभीष्ट लाभ होता है इस मंत्रसे भी उसीप्रकार सम्पूर्ण अभीष्ट लाभ होता है कृपानिधिनारायणने पूर्वकालके समय ॥५२॥ पुण्यक्षेत्र भारतवर्षमें गंगाके तटपर वाल्मीकिको यह मंत्र प्रदान किया इसके उपरान्त भृगुने एक समय सूर्य ग्रहणके समय पुष्करतीर्थमें महर्षि शुक्राचार्यको ॥ ५३ ॥ मरीचिने चन्द्रग्रहणके समय बृहस्पतिको, बद्रिकाश्रममे ब्रह्माने भृगुको ॥ ५४ ॥ क्षीरोदसागरके तटपर जरत्कारुने आस्तिकको सुमेरुपर्वतमें विभाण्डकने धीमान् ऋष्यशृङ्गको॥५५॥ शिवने कणाद और गौतमको सूर्यने याज्ञवल्क्य और कात्यायनको ॥ ५६ ॥

रसे पूजा करै ॥ ३५ ॥ हे भद्र ! अब वेदमें वा तंत्रमें पूजाकी जिसप्रकार नैवेद्य निर्दिष्ट हुई है ॥ ३६ ॥ अपने ज्ञानके अनुसार समस्त कहता हूं सुनो नवनीत, दधि, क्षीर, खीलैं, तिल, लड्डू ॥३७॥ गन्ना, इक्षुरस पकाहुआ गुड, मधु, स्वस्तिक ( मंगलपिष्टघृतयुक्त अन्न ) शर्करा, सफेद धान्यके अक्षत, तंडुल ॥ ३८ ॥ अस्विन्न शुक्लधान्यका चिपिटक (बनाहुआ पदार्थ) शुक्लमोदक, घृत सैंधवसंयुक्त हविष्यान्न॥३९॥ यवचूर्ण वा गोधूमचूर्णका घृतसंयुक्त पिष्टक, कसार, स्वस्तिक पिष्टक ( मंगलदायक मिष्टपदार्थ ) स्वस्तिकयुक्त पकी हुई केलेकी फलीका पिष्टक॥४०॥ घृतसंयुक्त परमान्न-अमृततुल्य मिष्टान्न, नारिकेल नारिकेलोदक, कसेरू, मूली॥४१॥ अदरख, पकीहुई केलेकी फली अत्युत्कृष्ट श्रीफल, बदरी फल (बेर) और यथाकाल यथा देशोत्पन्न अन्यान्यशुक्लवर्ण सुसंस्कृतफल प्रदान करै

ध्यात्वापुनःषोडशोपचारेणपूजयेद्व्रती॥पूजोपयुक्तनैवेद्यंयच्चवेदनिरूपितम्॥३६॥ वक्ष्यामिसौम्यतत्किंचिद्यथाधीतंयथागमम्॥ नवनीतंदधिक्षीरंलाजांश्चतिललड्डुकम्॥३७॥ इक्षुमिक्षुरसंशुक्लवर्णपक्वगुडंमधु॥ स्वस्तिकंशर्कराशुक्लधान्यस्याऽक्षतमक्षतम्॥३८॥ अस्विन्नशुक्लधान्यस्यपृथुकंशुक्लमोदकम् ॥ घृतसैंधवसंयुक्तंहविष्यान्नंयथोदितम् ॥३९॥ यवगोधूमचूर्णानांपिष्टकंघृतसंयुतम् ॥ पिष्टकंस्वस्तिकस्याऽपिपक्वरंभाफलस्यच ॥ ४० ॥ परमान्नंचसघृतंमिष्टान्नंचसुधोपमम् ॥ नारिकेलंतदुदकंकसेरुंमूलमार्द्रकम् ॥ ४१ ॥ पक्वरंभाफलंचारुश्रीफलंबदरीफलम् ॥ कालदेशोद्भवंचारुफलंशुक्लंचसंस्कृतम् ॥ ४२ ॥ सुगंधंशुक्लपुष्पंचसुगंधंशुक्लचंदनम् ॥ नवीनंशुक्लवस्त्रंचशंखंचसुंदरंमुने ॥ ४३ ॥ माल्यंचशुक्लपुष्पाणांशुक्लहारंचभूषणम् ॥ यादृशंचश्रुतौध्यानंप्रशस्यंश्रुतिसुंदरम् ॥ ४४ ॥ तन्निबोधमहाभागभ्रमभंजनकारणम् ॥ सरस्वतींशुक्लवर्णांसस्मितांसुमनोहराम् ॥ ४५ ॥ कोटिचंद्रप्रभामुष्टपुष्टश्रीयुक्तविग्रहाम् ॥ वह्निशुद्धांशुकाधानांवीणापुस्तकधारिणीम् ॥ ४६ ॥ रत्नसारेंद्रनिर्माणनवभूषणभूषिताम् ॥ सुपूजितांसुरगणैर्ब्रह्मविष्णुशिवादिभिः ॥ ४७ ॥

॥ ४२ ॥ हे वत्स नारद ! सुगंध शुक्लपुष्प सुगंधित श्वेतचंदन नवीन शुक्लवस्त्र, मनोहर शंख ॥ ४३ ॥ सफेद फूलोकी माला, शुक्लहार और सुंदर भूषण सरस्वतीको प्रदान करै हे महाभाग ! वेदमे सरस्वती देवीका जिसप्रकार भ्रमभंजन श्रवणमनोहर ध्यान निर्दिष्ट हुआ है ॥ ४४ ॥ वह कहता हूं सुनो जो सरस्वती शुक्लवर्ण हास्य युक्त मनोहर हैं ॥ ४५ ॥ जिनके शरीरकी प्रभासे करोड चन्द्रमाकी प्रभाभी मलिनता धारण करती है जिनका परिधान अग्निपरीक्षित विशुद्ध पट्टवस्त्र है जिनके हाथमें वीणायंत्र और पुस्तक है ॥ ४६ ॥ जो सर्वोत्कृष्ट रत्नजात नव भूषणोंसे विभूषित हैं ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वरादि देवतागण सदा जिनकी पूजा करते है ॥ ४७ ॥

॥२५॥ तुम्हारा कवच आठप्रकार गंधद्रव्यद्वारा भोजपत्रपर लिख सुवर्णके तवीजमें मढाय कंठमे वा दक्षिण भुजामें धारण करैं ॥ २६ ॥ विशेष करके विद्वान् पुरुष मात्रही पूजाकालके समय तुम्हारे स्तव पाठमे निरत होंगे. इसप्रकार कहकर पूर्णब्रह्म श्रीकृष्णने स्वयं सरस्वती देवीकी पूजा करी ॥ २७ ॥ उसी दिनसे ब्रह्मा, विष्णु और महादेव तथा अनन्त देव, धर्म, सनकादि मुनीन्द्रगण ॥२८॥ समस्त देव, समस्त मुनि, समस्त राजा और समस्त दानवोंके समाजने सरस्वती देवीकी पूजा आरंभ की है. हे वत्स नारद ! इसप्रकार उन अनन्तकालस्थायिनी देवी सरस्वतीकी पूजा तीनों लोकमे प्रचलित हुई है ॥ २९ ॥ नारदजी बोले, हे वेदविदांवर ! सरस्वती पूजाकी श्रवण मनोहर पद्धति ध्यान, कवच, स्तोत्र और पूजाके उपयुक्त नैवेद्य, पुष्प और चन्दनादि उपचारका ॥ ३० ॥ विषय

कृत्वासुवर्णगुटिकांगंधचंदनचर्चिताम् ॥ कवचंतेग्रहीष्यंतिकंठेवादक्षिणेभुजे ॥ २६ ॥ पठिष्यंतिचविद्वांसःपूजाकालेचपूजिते ॥ इत्युक्त्वापूजयामासतांदेवींसर्वपूजिताम् ॥ २७ ॥ ततस्तत्पूजनंचक्रुर्ब्रह्मविष्णुशिवादयः ॥ अनंतश्चाऽपिधर्मश्चमुनींद्राःसनकादयः ॥ २८ ॥ सर्वेदेवाश्चमुनयोनृपाश्चमानवादयः ॥ बभूवपूजितानित्यासर्वलोकैःसरस्वती ॥ २९ ॥ नारदउवाच ॥ पूजाविधानंकवचंध्यानंचापिनिरंतरम् ॥ पूजोपयुक्तंनैवेद्यंपुष्पंचचंदनादिकम् ॥ ॥ ३० ॥ वदवेदविदांश्रेष्ठश्रोतुंकौतूहलंमम ॥ वर्ततेहृदयेशश्वत्किमिदंश्रुतिसुंदरम् ॥ ३१ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ शृणुनारदवक्ष्यामिकण्वशाखोक्तपद्धतिम् ॥ जगन्मातुःसरस्वत्याःपूजाविधिसमन्विताम् ॥ ३२ ॥ माघस्यशुक्लपंचम्यांविद्यारंभदिनेऽपिच ॥ पूर्वेऽह्निसमयंकृत्वातत्राऽह्निसंयतःशुचिः ॥ ३३ ॥ स्नात्वानित्यक्रियाःकृत्वाघटंसंस्थाप्यभक्तितः ॥ स्वशाखोक्तविधानेनतांत्रिकेणाऽथवापुनः॥ ३४ ॥ गणेशंपूर्वमभ्यर्च्यततोऽभीष्टांप्रपूजयेत् ॥ ध्यानेनवक्ष्यमाणेनध्यात्वाबाह्यघटेध्रुवम् ॥ ३५ ॥

सुननेके लिये मेरे हृदयमें सदा महाकौतूहल वियमान रहता है अतएव आप वह सब कहिये ॥ ३१ ॥ नारायणने कहा हे वत्स नारद ! यजुर्वेदके अन्तर्गत कण्वशाखामें जन्मदाता सरस्वतीकी पूजाविधि समन्वित जैसी पद्धति प्रचलित है वह कहता हूं सुनो ॥ ३२ ॥ माघशुक्ला पंचमी वा विद्यारंभदिनके पहिले दिन संयत हो ॥३३॥ स्नानके पीछे नित्य कर्मका अनुष्ठान कर कण्वशाखोक्त विधानसे हो अथवा तंत्रोक्त विधानसे हो भक्तिपूर्वक घट स्थापन करै ॥३४॥ इसके उपरान्त प्रथम उस घटमें गणपतिकी पूजा करके फिर जो ध्यान कहता हूं उसी ध्यानसे सरस्वतीकी भावना करके आवाहनपूर्वक फिर ध्यान पढकर षोडशोपचा

यदि कोई पुरुष अपेक्षाकृत बलवान् हो तो वह आश्रितपुरुषकी अन्यसे रक्षा करनेमें समर्थ होसक्ता है किन्तु यदि उसकी अपेक्षा दुर्बल हो तो स्वयं असमर्थ होकर किस प्रकार दूसरेकी रक्षा कर सकता है ॥ १६ ॥ यद्यपि मै सर्वेश्वर हूं और सबका शासन करता हूं किन्तु मुझमे राधाको शासन करनेकी सामर्थ्य नहीं है क्योकि वह क्या प्रभाव ? क्या रूप ? क्या गुण ? सर्वांशमेही मेरे समान है ॥ १७ ॥ राधाको परित्याग करनेकी भी मुझमें सामर्थ्य नहीं है क्योंकि राधा मेरे प्राणकी अधिष्ठात्री देवता है अतएव कौन पुरुष अपना जीवन विसर्जन करनेमें समर्थ होता है ? यद्यपि पुत्र सबसे आदरकी सामग्री है किन्तु तो भी क्या प्राणोंसे अधिक प्रियतम होसकता है ? ॥ १८ ॥ इस कारण हे भद्रे ! तुम वैकुण्ठधाममें जाओ वहां तुमको कल्याणलाभ होगा तुम वैकुण्ठनाथको पति पाकर चिरकाल सुखपूर्वक विहार करसकोगी ॥ १९ ॥ यद्यपि लक्ष्मी वहां वास करती है किन्तु वहभी तुम्हारे समान काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद और मात्सर्यके वशीभूत

योयस्माद्बलवान्वाणिततोऽन्यंरक्षितुंक्षमः॥ कथंपरान्साधयतियदिस्वयमनीश्वरः॥ १६ ॥ सर्वेशःसर्वशास्ताऽहंराधांबाधितुमक्षमः ॥ तेजसा मत्समासाचरूपेणचगुणेनच ॥ १७ ॥ प्राणाधिष्ठातृदेवीसाप्राणांस्त्यक्तुंचकःक्षमः ॥ प्राणतोपिप्रियःपुत्रःकेषांवास्तिचकश्चन ॥१८ ॥ त्वंभद्रेगच्छवैकुंठंतवभद्रंभविष्यति ॥ पतिंतमीश्वरंकृत्वामोदस्वसुचिरंसुखम् ॥ १९ ॥ लोभमोहकामक्रोधमानहिंसाविवर्जिता ॥ तेजसात्वत्समालक्ष्मीरूपेणचगुणेनच ॥ २० ॥ तयासार्धंतवप्रीत्याशश्वत्कालःप्रयास्यति ॥ गौरवंचहरिस्तुल्यंकरिष्यतिद्वयोरपि ॥ २१ ॥ प्रतिविश्वेषुतांपूजांमहतीगौरवान्विताम् ॥ माघस्यशुक्लपंचम्यांविद्यारंभेचसुंदरि ॥ २२ ॥ मानवामनवोदेवामुनींद्राश्चमुमुक्षवः ॥ वसवोयोगिनःसिद्धानागागंधर्वराक्षसाः ॥ २३ ॥ मद्वरेणकरिष्यंतिकल्पेकल्पेलयावधि ॥ भक्तियुक्ताश्चदत्त्वावैचोपचाराणिषोडश ॥ २४ ॥ कण्वशाखोक्तविधिनाध्यानेनस्तवनेनच ॥ जितेंद्रियाःसंयताश्चघटेचपुस्तकेऽपिच ॥ २५ ॥

नहीं है और क्या रूप, क्या गुण, क्या प्रभाव, सर्वांशमेंही तुम्हारे समान है ॥ २० ॥ अतएव उनके संग परमसुखसे काल व्यतीत करसकोगी वैकुण्ठनाथ हरिभी तुम दोनोकाही समान आदर करेंगे ॥ २१ ॥ विशेषतः मै कहता हूं प्रति ब्रह्माण्डमेंही माघमासकी जो शुक्ला पंचमीके दिन विद्यारंभ होता है उस दिनके महामहोत्सवमें ॥ २२ ॥ क्या मनुष्यगण, क्या मनुगण, क्या देवगण, क्या मुमुक्षु मुनि, क्या वसु, क्या योगी, क्या नाग, क्या सिद्ध, क्या गंधर्व, क्या राक्षस ॥ २३ ॥ सभी जबतक महाप्रलय उपस्थित नहीं होता तबतक प्रतिकल्पकल्पमे भक्तिभावसे षोडशोपचारद्वारा तुम्हारी पूजा करेंगे ॥ २४ ॥ सब जितेन्द्रिय और संयमी होकर घटमें वा पुस्तकमे तुमको आवाहन करके यजुर्वेदके काण्वशाखोक्त विधानसे ध्यान और स्तवपाठ करके तुम्हारी अर्चना करेंगे ॥

यमे गणेशजननी दुर्गा, राधा, लक्ष्मी, सरस्वती और सावित्री यह पंच प्रकृतिही मूलाधार हैं यह तो सुना है ॥ ४ ॥ इसके अतिरिक्त उनकी पूजाविधि. अद्भुत प्रभाव अपूर्व स्तोत्र और सुधासदृश सर्वमङ्गलनिदान चारित वेद पुराण और तंत्रादि संपूर्ण शास्त्रोंमेंही प्रसिद्ध हैं अतएव उनके वर्णन करनेका प्रयोजन नहीं है ॥ ॥ ५ ॥ अब जो प्रकृतिके अंश और कलासे उत्पन्न है उनकेही शुभचरित्रका वृत्तान्त आद्योपान्त वर्णन करता हूं सावधान होकर सुनो ॥ ६ ॥ काली, वसुन्धरा, गङ्गा, षष्ठी, मंगलचण्डिका, तुलसी, मनसा, निद्रा, स्वधा, स्वाहा, और दक्षिणा यह प्रकृतिका अंश हैं ॥ ७ ॥ इनका पुण्यदायक श्रवण सुखकर चारित उसीके संग जीवोंका कर्मविपाक ॥ ८ ॥ एवं दुर्गा और राधाका अत्यन्त विस्तारित उदारचारितका क्रमानुसार संक्षेपसे वर्णन करूंगा॥९॥सम्प्रति सरस्वतीका वृत्तान्त कहता हू सुनो हे मुनिवर । जिन वीणापाणिके प्रभावसे अज्ञानान्ध मूढपुरुषोंका हृदयाकाश भी ज्ञानालोकसे प्रकाशित होता है श्रीकृष्णने सबसे

आसांपूजाप्रसिद्धाचप्रभावःपरमाद्भुतः ॥ सुधोपमंचचरितंसर्वमंगलकारणम्॥५॥प्रकृत्यंशाःकलायाश्चतासांचचरितंशुभम् ॥ सर्ववक्ष्यामिते ब्रह्मन्सावधानोनिशामय ॥६॥ कालीवसुंधरागंगाषष्ठीमंगलचंडिका ॥ तुलसीमनसानिद्रास्वधास्वाहाचदक्षिणा ॥ ७ ॥संक्षिप्तमासांचरितं पुण्यदंश्रुतिसुंदरम्॥जीवकर्मविपाकंचतच्चवक्ष्यामिसुंदरम्॥८॥दुर्गायाश्चैवराधायाविस्तीर्णंचरितंमहत् ॥तद्भवत्पश्चात्प्रवक्ष्यामिसंक्षेपक्रमतःशृणु ॥ ९॥ आदौसरस्वतीपूजाश्रीकृष्णेनविनिर्मिता॥यत्प्रसादान्मुनिश्रेष्ठमूर्खोभवतिपंडितः॥१०॥आविर्भूतायथादेवीवक्त्रतःकृष्णयोषितः॥ इयेषकृष्णंकामेनकामुकीकामरूपिणी॥११॥सचविज्ञायतद्भावंसर्वज्ञःसर्वमातरम् ॥ तामुवाचहितंसत्यंपरिणामेसुखावहम् ॥१२॥ श्रीकृष्णउवाच ॥ भजनारायणंसाध्विमदंशंचचतुर्भुजम् ॥ युवानंसुंदरंसर्वगुणयुक्तंचमत्समम् ॥१३॥ कामज्ञंकामिनीनांचतासांचकामपूरकम् ॥ कोटिकंदर्पलावण्यंलीलालंकृतमीश्वरम् ॥ १४ ॥ कांतेकांतंचमांकृत्वायदिस्थातुमिहेच्छसि ॥ त्वत्तोबलवतीराधानभद्रंतेभविष्यति ॥ १५ ॥

प्रथम उन्हीं देवी सरस्वतीकी पूजा भारतमें अवतीर्ण की ॥ १० ॥ कामरूपिणी कामुकी देवी सरस्वतीने राधाके जिह्वाग्रभागसे आविर्भूत होकर कामवश कृष्णकोही पति बनानेकी अभिलाषा की ॥ ११॥ सर्वान्तर्यामी श्रीकृष्ण तत्काल यह जानकर उन लोकमातासे परिणाम सुखकर सत्य और पथ्य वचन कहने लगे॥ ॥१२॥ श्रीकृष्ण बोले हे पतिव्रते । मेरे अंशोत्पन्न चतुर्भुज नारायण युवा सुश्री और सर्वगुणान्वित हैं यही क्या ! वरन् मेरेही समान हैं॥ १३ ॥ वह ऐश्वरिक गुणसे विभूषित है अतएव स्त्रियोंके हृदयकी वासना विलक्षण जानते है और वासना पूर्णभी करते हैं उनके सौन्दर्यकी बात क्या कहूं ? उनके शरीरमें करोड कामदेवकी लावण्यता क्रीडा करती है ॥१४ ॥ हे कान्ते ! और यदि मुझको पति बनाकर मेरे निकट वास करनेकीइच्छा करो तो यह तुमको कल्याणदायक नहीं है. क्योंकि मेरे समीपस्थ राधा तुम्हारी अपेक्षा प्रबल है ॥ १५ ॥

और फिर गोपगोपी समन्वित गोलोक विहारी परमेश्वर श्रीकृष्णका दर्शन किया. तब तुम्हारे पिताके गोलोकपतिके स्तुतिवादमें प्रवृत्त होनेपर उन्होने तुम्हारे पिताको वर दिया इसके पीछे तुम्हारे पिता सृष्टिकार्यमें प्रवृत्त हुए ॥ ५७ ॥ प्रथम तो तुम्हारे पिताके मानससे सनकादि मातृगण और फिर कपालसे एकादश रुद्र उत्पन्न हुए ॥ ५८ ॥ इसके उपरान्त उन जलमे सोये हुए क्षुद्रविराट् पुरुषके वामपार्श्वसे विश्वपाता चतुर्भुज भगवान् विष्णुकी उत्पत्ति हुई वह श्वेतद्वीपमे जाकर वास करने लगे ॥ ५९॥ इस ओर तुम्हारे पिता उन क्षुद्रविराट् पुरुषके नाभिपद्ममें स्वर्ग मर्त्य और पाताल इस त्रिभुवनात्मक स्थावर जङ्गम समाकीर्ण विश्वकी सृष्टि करनेमें प्रवृत्त हुए ॥६०॥ हे वत्स नारद ! इस प्रकार उन महाविराट्के लोमसे प्रत्येक विश्वकी उत्पत्ति हुई है और प्रति ब्रह्माण्डमें ही एक एक क्षुद्र

श्रीकृष्णंचाऽपिगोलोकंगोपगोपीसमन्वितम् ॥ तंसंस्तूयवरंप्रापततःसृष्टिंचकारसः ॥ ५७ ॥ बभूवुर्ब्रह्मणःपुत्रामानसाःसनकादयः ॥ ततोरुद्रकलाश्चाऽपिशिवस्यैकादशस्मृताः ॥ ५८ ॥ बभूवपाताविष्णुश्चक्षुद्रस्यवामपार्श्वतः ॥ चतुर्भुजश्चभगवान्श्वेतद्वीपेसचाऽवसत् ॥ ५९ ॥ क्षुद्रस्यनाभिपद्मेचब्रह्माविश्वंससर्जह ॥ स्वर्गमर्त्यंचपातालंत्रिलोकींसचराचरम् ॥ ६० ॥ एवंसर्वलोमकूपेविश्वंप्रत्येकमेवच ॥ प्रतिविश्वेक्षुद्रविराड्ब्रह्मविष्णुशिवादयः ॥ ६१ ॥ इत्येवंकथितंब्रह्मन्कृष्णसंकीर्तनंशुभम् ॥ सुखदंमोक्षदंब्रह्मन्किंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ ६२ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कन्धेतृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ नारदउवाच ॥ श्रुतंसर्वमयापूर्वंत्वत्प्रसादात्सुधोपमम् ॥ अधुनाप्रकृतीनांचव्यस्तंवर्णयपूजनम् ॥ १ ॥ कस्याःपूजाकृताकेनकथंमर्त्येप्रचारिता ॥ केनवापूजिताकावाकेनकावास्तुताप्रभो ॥ २ ॥ तासांस्तोत्रंचध्यानंचप्रभावंचरितंशुभम् ॥ काभिःकेभ्योवरोदत्तस्तन्मेव्याख्यातुमर्हसि ॥ ३ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ गणेशजननीदुर्गाराधालक्ष्मीःसरस्वती ॥ सावित्रीचसृष्टिविधौप्रकृतिःपंचधास्मृता ॥ ४ ॥

विराट् एक एक ब्रह्मा एक एक विष्णु एक एक शिव और सनकादि अन्यान्य सम्पूर्ण विद्यमान रहते हैं ॥ ६१ ॥ हे द्विजवर! यह मैंने अति सुखकर और मोक्षप्रद कृष्णके गुण कहे अब और क्या सुननेकी इच्छा है सो कहो॥ ६२॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः॥ ३॥ नारदजीनेकहा हे प्रभो ! मैंने आपके अनुग्रहसे सुधाके समान मधुर पूर्वतन सब वृत्तान्त सुना, अब पंचप्रकृति देवीमें ॥ १ ॥ किसकी किसने किसमंत्रसे पूजा करी है किसने किस प्रकार किसका स्तव किया है? और किसप्रकार किसकी पूजा मर्त्यलोकमे प्रचारित हुई है ॥ २ ॥ उनमें प्रत्येकका स्तोत्र, ध्यान प्रभाव और चरित सेवा किस प्रकार है? और किस देवीने किसको किसप्रकार वरदान किया है वह आनुपूर्विक सम्पूर्ण पृथक् पृथक् वर्णन कीजिये ॥ ३ ॥ नारायणने कहा हे वत्स ! सृष्टि विष

सदा मेरेप्रति भक्तिमान होगे और तुम ध्यानयोग अवलम्बन करतेही मेरी मनोहर मूर्ति देखोगे इसमे सन्देह नहीं है ॥ ४५ ॥ मेरे वक्षस्थलाश्रित तुमको जन
नीका दर्शन भी दुर्लभ नहीं होगा. हे वत्स ! तुम स्वच्छन्दतासे इस स्थानमें वास करो मैं गोलोकको चलता हूं जगत्पति श्रीकृष्ण यह कहकर अन्तर्धान
होगये ॥ ४६ ॥ फिर उन्होंने गोलोकमे उपस्थित हो तत्काल सृष्टि और संहार कार्यपटुब्रह्मा और महादेवजीसे कहा ॥ ४७॥ भगवान् बोले हे वत्स विधातः!
तुम शीघ्र जाओ जाकर सृष्टिकार्यके लिये महाविराट्के लोमसे जो क्षुद्रविराट् उत्पन्नहो उन सब क्षुद्रविराट्के नाभिपद्मसे अंशमें उत्पन्न होओ ॥ ४८॥ हे वत्स
महादेव ! तुम भी जाओ जाकर सृष्टिसंहार लिये प्रति विश्वमे प्रत्येक ब्रह्माके कपालसे अंशमे उत्पन्न होओ किन्तु देखो अपनी दीर्घकाल तपस्या करनी मत भूल
जाना ॥ ४९ ॥ हे पुत्र नारद ! श्रीकृष्ण ब्रह्मा और महादेवको इस प्रकार आज्ञा करके मौन होगये इस ओर ब्रह्मा और शिवदाता शिव दोनों जगत

मातरंकमनीयांचममवक्षःस्थलस्थिताम् ॥ यामिलोकंतिष्ठवत्सेत्युक्त्वासोंतरधीयत ॥ ४६॥ गत्वास्वलोकंब्रह्माणंशंकरंसमुवाचह ॥ स्रष्टा
रंस्रष्टुमीशंचसंहर्तुंचैवतत्क्षणम्॥४७॥श्रीभगवानुवाच ॥ सृष्टिंस्रष्टुंगच्छवत्सनाभिपद्मोद्भवोभव॥महाविराड्लोमकूपेक्षुद्रस्यचविधेशृणु॥४८॥
गच्छवत्समहादेवब्रह्मभालोद्भवोभव ॥ अंशेनचमहाभागस्वयंचसुचिरंतप ॥ ४९ ॥ इत्युक्त्वाजगतांनाथोविररामविधेःसुत ॥ जगामब्रह्मातंन
त्वाशिवश्वशिवदायकः ॥ ५०॥ महाविराड्लोमकूपेब्रह्मांडगोलकेजले ॥ बभूवचविराट्क्षुद्रोविराडंशेनसांप्रतम् ॥ ५१ ॥ श्यामोयुवापीतवा
साःशयानोजलतल्पके ॥ ईषद्धास्यःप्रसन्नास्योविश्वव्यापीजनार्दनः ॥५२॥ तन्नाभिकमलेब्रह्माबभूवकमलोद्भवः ॥ संभूयपद्मदंडेचबभ्रामयुग
लक्षकम् ॥ ५३ ॥ नांतंजगामदंडस्यपद्मनालस्यपद्मजः ॥ नाभिजस्यचपद्मस्यचिंतामापपितातव ॥५४॥ स्वस्थानंपुनरागम्यदध्यौकृष्णप
दांबुजम् ॥ ततोददर्शक्षुद्रंतंध्यानेनदिव्यचक्षुषा ॥५५ ॥ शयानंजलतल्पेचब्रह्मांडगोलकाप्लुते ॥ यल्लोमकूपेब्रह्मांडंतंचतत्परमीश्वरम् ॥ ५६॥

प्रतिको प्रणाम करके स्वस्वकार्य करनेके लिये गये ॥ ५० ॥ उधर उस ब्रह्माण्ड गोलकजलमें जो महाविराट् भासमान थे पूर्वमें उनके अंशसे उनकेही प्रति
लोमसे एक एक क्षुद्र विराट् उत्पन्न हुए थे ॥ ५१ ॥ दूर्वादलश्यामरूप पीताम्बरधारी हास्य प्रफुल्ल वदन युवा विश्वव्यापी जो विराट्रूपी जनार्दन जलशय्यापर
शयन कर रहे थे ॥ ५२ ॥ ब्रह्माने जाकर उनके नाभिपद्मसे जन्म ग्रहण किया जन्मग्रहण करनेके उपरान्त कमलयोनिने उस नाभिपद्म और उसके मृणा
लदण्डमे लक्षयुगपर्यन्त भ्रमण किया ॥ ५३ ॥ किन्तु किसी प्रकार भी पद्म और मृणाल दण्डका कुछ अन्त नहीं पाया. हे वत्स नारद ! तब तुम्हारे पिता
अत्यन्त चिन्ताकुल हो ॥ ५४ ॥ फिर अपने स्थानमे आय श्रीकृष्णके चरणकमलोका ध्यान करने लगे ध्यानयोगके द्वारा दिव्यचक्षुसे प्रथम तो क्षुद्रविराट्॥
॥ ५५ ॥ फिर जिनके लोममे ब्रह्माण्ड विराजमान हैं उन अनन्त जलशय्याशायी महाविराट्का ॥ ५६ ॥

संख्या नहीं है उनके ऊर्ध्वमे ब्रह्मलोकसहित सप्त स्वर्ग ॥ ११ ॥ और अधोभागमें सप्त पाताल हैं, यही ब्रह्माण्डकी सीमा है. धराके व्यवधानसे आगे ऊर्ध्वमें भूर्लोक
उसके ऊपर भुवर्लोक ॥ १२ ॥ उसके ऊपर स्वर्लोक उसके ऊपर जनलोक उसके ऊपर तपोलोक, उसके ऊपर सत्यलोक ॥ १३ ॥ और तिसके ऊपर ब्रह्म
लोक है । इस ब्रह्मलोककी प्रभा तप्तकांचनके समान है, किन्तु यह ब्रह्माण्ड विवृति के बहिर्भागमे स्थित हो वा आभ्यन्तरीण हो सम्पूर्ण पदार्थही कृत्रिम अर्थात
अनित्य हैं ॥ १४ ॥ ब्रह्माण्डके विनाशमे सम्पूर्णही नष्ट होताहै । समस्त विश्वही जलबुद्बुदके समान अनित्य है॥ १५॥ केवल गोलोक और वैकुण्ठ धाम नित्य
पदार्थ हैं महाविराट्के प्रत्येक रोममेंही एक एक ब्रह्माण्ड विराजमान है ॥ १६ ॥ दूसरेकी तो बातही नहीं स्वयं श्रीकृष्ण भी इन समस्त ब्रह्माण्डोंकी संख्या
गणना करनेमे समर्थ नहीं है प्रत्येक ब्रह्माण्डमेंही ब्रह्मा विष्णु और महादेव विद्यमान रहते हैं॥ १७॥ हे वत्स नारद ! प्रति ब्रह्माण्डमेंही देवताओंकी संख्या तीन

पातालानिचसप्ताधश्चैवंब्रह्मांडमेवच॥ऊर्ध्वंधरायाभूर्लोकोभुवर्लोकस्ततःपरम्॥ १२॥ ततःपरश्चस्वर्लोकोजनलोकस्तथापरः ॥ ततःपरस्तपोलो
कस्सत्यलोकस्ततःपरः ॥ १३ ॥ ततःपरंब्रह्मलोकस्तप्तकांचनसन्निभः ॥ एवंसर्वंकृत्रिमंचबाह्याभ्यंतरमेवच ॥ १४ ॥ तद्विनाशेविनाशश्चस
र्वेषामेवनारद ॥ जलबुद्बुदवत्सर्वंविश्वसंघमनित्यकम् ॥ १५ ॥ नित्यौगोलोकवैकुंठौप्रोक्तौशश्वदकृत्रिमौ ॥ प्रत्येकंलोमकूपेपुब्रह्मांडंपरिनि
श्चितम् ॥ १६ ॥ एषांसंख्यांनजानातिकृष्णोऽन्यस्याऽपिकाकथा ॥ प्रत्येकंप्रतिब्रह्मांडंब्रह्मविष्णुशिवादयः ॥ १७ ॥ तिस्रःकोट्यःसुराणां
चसंख्यासर्वत्रपुत्रक ॥ दिगीशाश्चैवदिक्पालानक्षत्राणिग्रहादयः ॥ १८ ॥ भुविवर्णाश्चचत्वारोऽप्यधोनागाश्चराचराः ॥ अथकालेत्रसविराडू
र्ध्वंदृष्ट्वापुनःपुनः ॥१९ ॥ डिंभांतरेचशून्यंचनद्वितीयंचकिंचन॥ चिंतामवापक्षुद्युक्तोरुरोदचपुनःपुनः ॥ २०॥ ज्ञानंप्राप्यतदादध्यौकृष्णंपर
मपूरुषम्॥ततोददर्शतत्रैवब्रह्मज्योतिःसनातनम् ॥२१॥ नवीनजलदश्यामंद्विभुजंपीतवाससम् ॥ सस्मितंमुरलीहस्तंभक्तानुग्रहकातरम्॥२२॥

करोड है, इनमें कितनेही दिक्पति कितनेही दिक्पाल कितनेही नक्षत्र और कितनेही ग्रहादि हैं ॥ १८ ॥ भूलोकमें ब्राह्मणादि चारवर्ण और पातालोंमें नाग है
इस प्रकार स्थावर जंगमात्मक विश्व विद्यमान रहता है ॥ यही ब्रह्माण्ड विवृति है ॥ १९॥ हे वत्स नारद ! इस ओर वह विराट् पुरुष वारंवार ऊपरको देखनेलगे
किन्तु उन्होने उस ( दो भाग हुए ) अंडेमें शून्य पदार्थके अतिरिक्त और कुछ नहीं देखा, तब वह भूंखसे अत्यन्त कातर हो वारंवार रुदन करते हुए अत्यन्त
चिन्ता करने लगे ॥ २० ॥ कुछ कालोपरान्त पूर्वसंस्कारके बलसे ज्योंही उनके मनमे अस्तित्व बुद्धिका उदय हुआ, उसीसमय वह परम पुरुष श्रीकृष्णके ध्यानमें
निमग्न हुए तब तत्काल वहां उस सनातन ब्रह्मज्योतिको देखा ॥ २१ ॥ उनका रूप नवीन मेघके समान श्यामवर्ण दो हाथ परिधान पीताम्बर मुखमें कुछेक

इस डिम्भमें सौ करोड सूर्यके समान प्रभायुक्त एक बालक वियमान था,माताके परित्याग करनेसे स्तनपान नहीं करसका इसकारण भूँखसे कातर होकर क्षणकाल तक वारंवार रुदन करने लगा ॥२॥ जो बालक परिणाममें असंख्य ब्रह्माण्डके अधीश्वर रूपमें परिणत हैं पिता माता हीन वह बालक निराश्रय होकर जलसे ऊर्ध्वभाग अवलोकन करने लगा ॥३॥फिर अन्तमें यही बालक एकही बार स्थूलतम होकर महाविराट्नामसे अभिहित हुआ है. जिसप्रकार परमाणुसे सूक्ष्मतम पदार्थ अन्त(दूसरा)नहीं है इसीप्रकार महाविराट्से स्थूलतम पदार्थ भी दूसरा नहीं है॥४॥इस महाविराट्का प्रभाव परमात्मरूपी श्रीकृष्णके सोलहवें अंशका एक अंश है किन्तु राधारूपा प्रकृतिसंभूत यह बालकही सब विश्वका एकमात्र आधार और वही महाविष्णुनामसे अभिहित है ॥५॥उसके प्रत्येक रोममें असख्य विश्व

तन्मध्येशिशुरेकश्चशतकोटिरविप्रभः ॥ क्षणंरोरूयमाणश्चस्तनांधःपीडितःक्षुधा ॥ २ ॥ पित्रामात्रापरित्यक्तोजलमध्येनिराश्रयः ॥ ब्रह्मांडासंख्यनाथोयोददर्शोर्ध्वमनाथवत् ॥ ३ ॥ स्थूलात्स्थूलतमःसोऽपिनाम्नादेवोमहाविराट्॥ परमाणुर्यथासूक्ष्मात्परः स्थूलात्तथाऽप्यसौ ॥ ४ ॥ तेजसाषोडशांशोऽयंकृष्णस्यपरमात्मनः ॥ आधारःसर्वविश्वानांमहाविष्णुश्चप्राकृतः ॥ ५ ॥ प्रत्येकंलोमकूपेषुविश्वानिनिखिलानि च॥अस्याऽपितेषांसंख्यांचकृष्णोवक्तुंनहि क्षमः ॥ ६ ॥ संख्याचेद्रजसामस्तिविश्वानांनकदाचन ॥ ब्रह्मविष्णुशिवादीनांतथासंख्यानविद्यते ॥ ७ ॥ प्रतिविश्वेषुसंत्येवंब्रह्मविष्णुशिवादयः ॥ पातालाद्ब्रह्मलोकांतंब्रह्मांडंपरिकीर्तितम्॥८॥ततऊर्ध्वंचवैकुंठोब्रह्मांडाद्बहिरेवसः ॥ ततऊर्ध्वं चगोलोकःपंचाशत्कोटियोजनः ॥ ९ ॥नित्यःसत्यस्वरूपश्चयथाकृष्णस्तथाऽप्ययम् ॥ सप्तद्वीपमितापृथ्वीसप्तसागरसंयुता ॥ १० ॥ ऊनपंचाशदुपद्वीपासंख्यशैलवनान्विता ॥ ऊर्ध्वंसप्तस्वर्गलोकाब्रह्मलोकसमन्विता ॥ ११ ॥

विराजमान हैं अधिक क्या श्रीकृष्णभी उन सब विश्वकी संख्या गणना करनेमें समर्थ नहीं हैं॥६॥कदाचित् रजःसंख्याकी गणना होजाय किन्तु विश्वकी संख्या गणना संभव नहीं है और इसी प्रकार कितने ब्रह्मा कितने विष्णु और कितने महादेव वियमान रहते है उनकी भी संख्या नहीं है॥७॥प्रति ब्रह्मांडमें ही ब्रह्मा विष्णु और महादेव वियमान रहते हैं पातालसे ब्रह्मलोकपर्यन्त एक एक ब्रह्माण्डकी सीमाहै॥८॥वैकुण्ठधाम उसके ऊपर अर्थात् ब्रह्माण्डके बहिर्भागमें अवस्थित है और गोलोकधाम इस वैकुण्ठधामके पंचाशत कोटि योजन ऊर्ध्वमें अवस्थित है॥९॥श्रीकृष्ण जिसप्रकार नित्य और सत्य स्वरूप है यह गोलोकधाम उसी प्रकार है सप्तद्वीप समन्वित यह पृथ्वी सात समुद्रसे परिवेष्टित रहती हैं ॥१०॥ इसमें उंचास उपद्वीप वियमान हैं इनके अतिरिक्त कितने ही जो पर्वत और वन वियमान रहते हैउनकी

लक्ष्मी और सरस्वती दोनोंको संग लेकर वैकुण्ठधाममें चले गये ॥ ५७ ॥ हे मुनिवर ! श्रीकृष्णके शापसे लक्ष्मी और सरस्वती दोनोंही पुत्रधनसे वञ्चित रहीं. चतुर्भुज नारायणके अंगसे उनके अनुरूप कितनेही पार्श्वचर उत्पन्न हुए ॥ ५८ ॥ वह सब रूप गुण तेज और वयसमें उनके समान थे इधर कमलाके शरीरसे भी उसके समान रूप गुणशालिनी करोड करोड पार्श्वचारिणियोंकी उत्पत्ति हुई ॥ ५९ ॥ अनन्तर गोलोकनाथ श्रीकृष्णके रोमकूपसे असंख्य गोपोंकी उत्पत्ति हुई ॥ ६० ॥ वह सभी रूप गुण पराक्रम और वयसमें गोलोकनाथके अनुरूप थे अधिक क्या ? वह सब उन विभुके प्राणोंके समान प्रियपात्र थे ॥ ६१ ॥ राधिकाके रोमोंसे गोपकन्याओंकी उत्पत्ति हुई वह सब गोपाङ्गना राधाके अनुरूप राधाकीही पार्श्वचरी और सभी प्रियंवदा थीं ॥ ६२ ॥ उनका सम्पूर्ण शरीर

अनपत्येचतेद्वेचजातेराधांशसंभवे ॥ भूतानारायणांगाच्चपार्षदाश्चचतुर्भुजाः ॥ ५८ ॥ तेजसावयसारूपगुणाभ्यांचसमाहरेः ॥ बभूवुःकमलांगाच्चदासीकोटयश्चतत्समाः ॥ ५९ ॥ अथगोलोकनाथस्यलोम्नांविवरतोमुने ॥ भूताश्चाऽसंख्यगोपाश्चवयसातेजसासमाः ॥ ६० ॥ रूपेणचगुणैनैवबलेनविक्रमेणच ॥ प्राणतुल्यप्रियाःसर्वेबभूवुःपार्षदाविभोः ॥ ६१ ॥ राधांगलोमकूपेभ्योबभूवुर्गोपकन्यकाः ॥ राधातुल्याश्चताःसर्वाराधादास्यःप्रियंवदाः ॥६२॥ रत्नभूषणभूषाढ्याःशश्वत्सुस्थिरयौवनाः ॥ अनपत्याश्चताःसर्वाःपुंसःशापेनसंततम् ॥ ६३ ॥ एतस्मिन्नंतरेविप्रसहसाकृष्णदेवता ॥ आविर्बभूवदुर्गासाविष्णुमायासनातनी ॥ ६४ ॥ देवीनारायणीशानासर्वशक्तिस्वरूपिणी ॥ बुद्ध्यधिष्ठात्रीदेवीसाकृष्णस्यपरमात्मनः ॥ ६५ ॥ देवीनांबीजरूपाचमूलप्रकृतिरीश्वरी ॥ परिपूर्णतमातेजःस्वरूपात्रिगुणात्मिका ॥ ६६ ॥ तप्तकांचनवर्णाभाकोटिसूर्यसमप्रभा ॥ ईषद्धास्यप्रसन्नास्यासहस्रभुजसंयुता ॥ ६७ ॥ नानाशस्त्रास्त्रनिकरंबिभ्रतीसात्रिलोचना ॥ वह्निशुद्धांशुकाधानारत्नभूषणभूषिता ॥ ६८ ॥

रत्नमय भूषणोंसे विभूषित और सभी स्थिर यौवना थीं श्रीकृष्णके शापसे उनमें किसीके भी संतान (सन्तति) नहींहुई ॥ ६३ ॥ हे द्विजवर! इस ओर इसीसमय सहसा कृष्णदेवता सनातनी विष्णुमाया दुर्गाकी उत्पत्ति हुई ॥ ६४ ॥ वही नारायणी वही ईशानी सबकी शक्तिरूपिणी और वही परमात्मरूपी श्रीकृष्णकी बुद्धिकी अधिष्ठात्री देवता है ॥ ६५ ॥ उनसेही अन्यान्य देवियोंकी उत्पत्ति हुई है वही मूलप्रकृति और वही ईश्वरी हैं उनमें अपूर्णताका लेशमात्र नहीं है. वही तेजःस्वरूपा और वही त्रिगुणात्मिका है ॥ ६६ ॥ उनका वर्ण तप्त कांचनके समान उज्ज्वल है, उनका सौन्दर्य देखनेसे बोध होता है मानो एकबारही करोड सूर्य उदय हुए है कुछेक हास्यसे मुस्कुरातामुख संतत प्रसन्न और हस्त संख्यामें सहस्र हैं॥ ६७ ॥ और सब हाथोंमेंही अनेक प्रकारके अस्त्र शस्त्र है उन त्रिलो

करती है ॥ ४६ ॥ अनन्तर शत वर्ष काल व्यतीत होनेपर
कृष्णके संगमें अवस्थित हैं अधिक क्या ? श्रीकृष्णके वक्षस्थलका आश्रय करके अवस्थान करती है ॥ ४६ ॥ अनन्तर शत वर्ष काल व्यतीत होनेपर
उस सुन्दरीने सुवर्णके समान वर्णयुक्त एक बालक उत्पन्न किया यह ( बालक ) ही विश्वाधारका एकमात्र आधार है ॥ ४७ ॥ तब श्रीकृष्णकी कान्ता
उस डिम्भको देखकर मनमें अत्यन्त दुःखी हुई और क्रोधमें भरकर उस डिम्भको ब्रह्माण्ड मध्यवर्ती सलिलमे डाल दिया ॥ ४८ ॥ यह देख श्रीकृष्ण हाहा
कार शब्द कर उठे और तिसी समय यथोचित शाप देकर कहा ॥ ४९ ॥ हे कोपने ! निष्ठुरे ! जब तुमने क्रोधमें भरकर अपने सन्तानको त्याग दियाहै
तब मै कहता हूं कि, आजसे तुम निःसन्देह अपत्यसे वंचित होगी ॥ ५० ॥ इसके अतिरिक्त जो सब देवाङ्गना तुम्हारे अंशसे उत्पन्न होगी वह भी सब स्थिर
यौवन होकर तुम्हारे समान अपुत्र होंगी ॥५१॥ हे मुनिवर ! श्रीकृष्ण इसप्रकार शाप देही रहे थे उसी अवसरमें सहसा उस श्रीकृष्णप्रियाकी जिह्वाके
शतमन्वंतरांतेचकालेतीतेतुसुंदरी ॥ सुषावडिम्भंस्वर्णाभंविश्वाधारालयंपरम् ॥ ४७ ॥ दृष्ट्वाडिंभंचसादेवीहृदयेनव्यदूयत ॥ उत्ससर्जचको
पेनब्रह्मांडगोलकेजले ॥ ४८ ॥ दृष्ट्वाकृष्णश्चतत्त्यागंहाहाकारंचकारह ॥ शशापदेवींदेवेशस्तत्क्षणंचयथोचितम् ॥ ४९ ॥ यतोऽपत्यंत्वयात्य
क्तंकोपशीलेचनिष्ठुरे ॥ भवत्वमनपत्याऽपिचाद्यप्रभृतिनिश्चितम् ॥ ५० ॥ यायास्त्वदंशरूपाश्चभविष्यंतिसुरस्त्रियः ॥ अनपत्याश्चताःसर्वा
स्त्वत्समानित्ययौवनाः ॥ ५१ ॥ एतस्मिन्नंतरेदेवीजिह्वाग्रात्सहसाततः ॥ आविर्बभूवकन्यैकाशुक्लवर्णामनोहरा ॥५२॥ श्वेतवस्त्रपरीधानावी
णापुस्तकधारिणी ॥ रत्नभूषणभूषाढ्यासर्वशास्त्राधिदेवता ॥ ५३ ॥ अथकालांतरेसाचद्विधारूपाबभूवह ॥ वामार्धांगाच्चकमलादक्षिणार्धाच्च
राधिका॥५४॥एतस्मिन्नंतरेकृष्णोद्विधारूपोबभूवसः ॥ दक्षिणार्धश्चद्विभुजोवामार्धश्चचतुर्भुजः ॥५५ ॥उवाचवाणींकृष्णस्तांत्वमस्यकामिनी
भव ॥ अत्रैवमानिनीराधातवभद्रंभविष्यति ॥ ५६ ॥ एवंलक्ष्मींचप्रददौतुष्टोनारायणाचय॥ सजगामचवैकुंठेताभ्यांसार्धंजगत्पतिः ॥ ५७ ॥
अग्रभागसे श्वेतवर्ण अति मनोरम एक कन्याकी उत्पत्ति हुई ॥ ५२ ॥ उसके वस्त्र सफेद हाथमें वीणा और पुस्तक और सब अंग रत्नमय भूषणोंसे विभूषित थे
वही सम्पूर्ण शास्त्रोंकी अधिदेवता है ॥५३॥ कुछ कालोपरान्त वह श्रीकृष्णप्रिया मूलप्रकृति दो भागमें विभक्त हुई उसके वाम अंगसे कमला और दक्षिणअंगसे
राधिकाकी उत्पत्ति हुई ॥५४॥ इसी अवसरमें श्रीकृष्ण भी द्विधा विभक्त हुए उनके दक्षिणार्द्धसे द्विभुज और वामार्द्धसे चतुर्भुज मूर्त्तिका आविर्भाव हुआ ॥
॥ ५५ ॥ तब श्रीकृष्णने-वीणाधारिणी वाणीसे कहा हे देवि ! तुम इस द्विभुज पुरुषकी कामिनी होवो और राधासे कहा हे राधे तुम अभिमानवती हो इस
कारण तुम मेरी पत्नी होवो तुम्हारा मंगल होगा ॥ ५६ ॥ श्रीकृष्णने सन्तुष्ट होकर लक्ष्मीको भी द्विभुज नारायणके हाथमें समर्पण किया फिर जगत्पति नारायण

स्पृहावती है॥ ३४॥उसका रूप देखनेसे बोध होता है मानो एकवारही करोड चन्द्रमा उदय हुए हैं,उसका गमन देखकर राजहंस और मातङ्गका गर्व खर्व होजाता है ॥ ३५॥हे मुनिवर! रासेश्वर रासक्रीडा रसिक श्रीकृष्ण देव क्षणकाल अपाङ्गमें उसको देख फिर उसका हाथ पकड रासमंडलमें जाय रासक्रीडा आरम्भ करी॥ ३६॥ मानो शृङ्गारदेव स्वयं मूर्त्तिमान् होकर विविध शृङ्गार सुख संभोग करने लगे यही क्या? इस क्रीडामें ब्रह्माका एक दिन बीतगया॥ ३७॥तब जगत्पिताने थकित होकर शुभकालमें उस वामाङ्गसंभूता रमणीकी योनिमें गर्भाधान किया॥ ३८॥प्रकृति देवी श्रीकृष्णके निपीडनसे बहुत थकगई थी इस कारण सुरतके अन्तमें उनके गात्रसे पसीना निकलने लगा॥ ३९॥ और घनघन श्वास चलने लगा, उनके ही पसीनेने जलरूपमें परिणत होकर सम्पूर्ण विश्वको आच्छादित किया ॥ ४० ॥

कोटिचंद्रप्रभामृष्टपुष्टशोभासमन्विताम् ॥ गमनेनराजहंसगजगर्वविनाशिनीम्॥ ३५ ॥ दृष्ट्वातांतुतयासार्धंरासेशोरासमंडले ॥ रासोल्लासेसु रसिकोरासक्रीडांचकारह ॥ ३६ ॥ नानाप्रकारशृंगारंशृंगारोमूर्तिमानिव ॥ चकारसुखसंभोगंयावद्वैब्रह्मणोदिनम् ॥ ३७ ॥ ततःसचपरिश्रां तस्तस्यायोनौजगत्पिता ॥ चकारवीर्याधानंचनित्यानंदेशुभक्षणे ॥ ३८ ॥ गात्रतोयोपितस्तस्याःसुरतांतेचसुव्रत ॥ निःससारश्रमजलं श्रांतायास्तेजसाहरेः ॥ ३९ ॥ महाक्रमणक्लिष्टायानिःश्वासश्चबभूवह ॥ तदावव्रेश्रमजलंतत्सर्वंविश्वगोलकम् ॥ ४०॥ सचनिःश्वासवा युश्चसर्वाधारोबभूवह ॥ निःश्वासवायुःसर्वेषांजीविनांचभवेषुच ॥४१॥ बभूवमूर्तिमद्वायोर्वामांगात्प्राणवल्लभा ॥ तत्पत्नीसाचतत्पुत्राःप्राणाः पंचचजीविनाम् ॥ ४२ ॥ प्राणोपानःसमानश्चोदानव्यानौचवायवः ॥ बभूवुरेवतत्पुत्राअधःप्राणाश्चपंचच ॥ ४३ ॥ घर्मतोयाधिदेवश्चबभूव वरुणोमहान् ॥ तद्वामांगाच्चतत्पत्नीवरुणानीबभूवसा ॥ ४४ ॥ अथसाकृष्णचिच्छक्तिःकृष्णगर्भंदधारह ॥ शतमन्वंतरंयावज्ज्वलंतीब्रह्मतेज सा ॥ ४५ ॥ कृष्णप्राणाधिदेवीसाकृष्णप्राणाधिकप्रिया॥कृष्णस्यसंगिनीशश्वत्कृष्णवक्षःस्थलस्थिता ॥ ४६ ॥

और वह निश्वास वायुही वायुरूप धारण करके जगतवासी मनुष्योंके जीवनरूपमें परिणत हुआ॥ ४१॥वायुदेवके वामाङ्ग जिस रमणीरत्नकी उत्पत्ति होती है वही इन वायुदेवकी पत्नी और उसकेही संसर्गसे प्राण अपान समान उदान और व्यान नामक जो पंचपुत्रोंकी उत्पत्ति होती है वही जीवोंके पांच प्राण है. उनके अतिरिक्त वायुपत्नीके गर्भसे नागादि और पांच अधः प्राणकी उत्पत्ति हुईहै ॥ ४२ ॥ ४३॥ पसीनेके जलसे जिस जलकी उत्पत्ति हुई; वरुणदेव उसके अधिष्ठाता और वरुणदे वके वामाङ्गसे जिस रमणीकी उत्पत्ति हुई वही वरुणपत्नी वरुणानी हैं॥ ४४॥ इस ओर श्रीकृष्णकी ज्ञानरूपा शक्तिने श्रीकृष्णके सहवाससे शत मन्वन्तर पर्यन्त गर्भ धारण किया ब्रह्मतेजसे उसके शरीरने उज्ज्वल ज्योति धारण की ॥ ४५ ॥ कृष्णही उसके जीवन और वही कृष्णको प्राणोसे भी प्रियपदार्थ है, सदाही

वही परमात्मा वही परब्रह्म कृष्णनामसे अभिहित होते हैं 'कृषि' शब्द श्रीकृष्णकी भक्ति वाचक और "न" उनका दास्यवाचक है ॥२४॥ अतएव जो भक्ति और दास्यके दाता हैं वही कृष्ण है प्रकारान्तरमें "कृषि" शब्दका अर्थ सकल और "न" शब्दका अर्थ बीज है॥२५॥ सुतरा जो सबके बीज अर्थात् सबके उत्पन्न कर्ता हैं वही कृष्ण है. जब सबसे पहिले उन्होने इस विश्वको उत्पन्न करने की इच्छा की तब एक मात्र श्रीकृष्णके अतिरिक्त अन्य कोई विद्यमान नहीं था अंतमें वही प्रभु कालप्रेरित होकर अंशसे सृष्टिकार्यमे उद्योगीहुए ॥२६॥ फिर उन्हीं स्वेच्छामयके स्वीय इच्छानुसार द्विधा विभक्त होनेपर उनका वाम भाग स्त्री और दहिना अंग पुरुषरूपमे परिणत होता है ॥२७॥ तब वह सनातन महाकामी कामके एकमात्र आधार लोचन लोभनीय शोभायमान कमलके समान वामांग संभूता

सचाऽऽत्मासपरंब्रह्मकृष्णइत्यभिधीयते ॥ कृषिस्तद्भक्तिवचनोनश्चतद्दास्यवाचकः ॥ २४ ॥ भक्तिदास्यप्रदातायःसचकृष्णःप्रकीर्तितः ॥ कृषिश्चसर्ववचनोनकारोबीजमेवच ॥ २५ ॥ सकृष्णःसर्वस्रष्टाऽऽदौसिसृक्षन्नेकएवच ॥ सृष्ट्युन्मुखस्तदंशेनकालेनप्रेरितःप्रभुः ॥ २६ ॥ स्वेच्छामयःस्वेच्छयाचद्विधारूपोबभूवह ॥ स्त्रीरूपोवामभागांशोदक्षिणांशःपुमान्स्मृतः ॥ २७ ॥ तांददर्शमहाकामीकामाधारांसनातनः ॥ अतीवकमनीयांचचारुपंकजसन्निभाम् ॥ २८ ॥ चंद्रबिंबविनिंद्यैकनितंबयुगलांपराम् ॥ सुचारुकदलीस्तंभनिंदितश्रोणिसुंदरीम् ॥ २९ ॥ श्रीयुक्तश्रीफलाकारस्तनयुग्ममनोरमाम् ॥ पुष्पजुष्टांसुवलितांमध्यक्षीणांमनोहराम् ॥ ३० ॥ अतीवसुंदरींशांतांसस्मितांवक्रलोचनाम् ॥ वह्निशुद्धांशुकाधारांरत्नभूषणभूषिताम् ॥ ३१ ॥ शश्वच्चक्षुश्चकोराभ्यांपिबंतीसततंमुदा ॥ कृष्णस्यमुखचंद्रंचचंद्रकोटिविनिंदितम् ॥ ३२ ॥ कस्तूरीबिंदुनासार्धमधश्चंदनबिंदुना ॥ समंसिंदूरबिंदुंचभालमध्यचबिभ्रतीम् ॥ ३३ ॥ वक्रिमंकबरीभारंमालतीमाल्यभूषितम् ॥ रत्नेंद्रसारहारंचदधतींकांतकामुकीम् ॥ ३४ ॥

रमणीपर दृष्टिपात करते हैं॥२८॥ इस स्त्रीके दोनों नितम्ब चन्द्रमण्डलका तिरस्कार करते हैं उसके दोनों ऊरु देखनेसे कदली स्तम्भ स्तंभित हो जायँ॥ २९॥ उसके दोनों स्तनोंके देखनेसे शोभायमान दो श्रीफलकी भ्रांति होती है कबरी बंधनमें पुष्प गुँथे हुए कमर अत्यन्त पतली देखनेमें अत्यन्त मनोहर॥ ३०॥ अतीव सुंदर, मूर्ति अतिशान्त, मुखमें सदा हास्य, दृष्टि पैरोंमें लगी हुई पहरनेके अनलमें विशुद्ध उत्कृष्ट वस्त्र, सर्वाङ्ग रत्नमय भूषणोंसे भूषित हैं॥ ३१॥ उसके नयन चकोर आनंदसे निरन्तर श्रीकृष्णके करोड चन्द्र लजानेवाले मुखचन्द्रको पान करते है॥ ३२॥ उसके ललाटमें सिन्दूरबिन्दु उसके ऊपर चन्दनबिन्दु और उसके ऊपर कस्तूरी लगी हुई है॥ ३३॥ उसके मस्तकका कबरीभार कुछेक वक्र, वहभी फिर मालतीमालसे विभूषित, गलेमे सर्वोत्कृष्ट रत्नहार विराजित और वह सदा केवल स्वामीके प्रति

वह कहते है कि, तेजस्विके विना किसप्रकार तेजकी उत्पत्ति होगी ? अतएव जो ज्योतिमण्डलके मध्यभागमें विराजमान रहते है वही परब्रह्म, वही तेजस्वीपुरुष, वही परात्पर ॥ १५ ॥ वही इच्छामय वही सर्वरूपी और वही सब कारणोका कारण है और उनका रूप अत्यन्त मनोहर है ॥ १६ ॥ वह अवस्थामे किशोर उनकी मूर्त्ति अति शान्त और सबसे कमनीय है। वह परात्पर है, उनका श्यामाङ्ग नवीन मेघके समान आभासमान है ॥ १७ ॥ उनके दोनो नेत्रोने मध्याह्नके कमलोंकी शोभाका तिरस्कार किया है, उनके दांतोंकी पंक्ति देखनेसे मुक्तापंक्ति भी लज्जित होती है ॥ १८ ॥ उनके चूडामे मयूरपिच्छ गलेमे मालतीमाला नासिका अत्यन्त मनोहर और मुखमे हास्य सदा विराजमान है। भक्तोंके प्रति दया प्रकाश करनेमें उनके समान दूसरा कोई नहीं है ॥ १९ ॥ पहरनेके पीताम्ब

वदंतिचैवतेकस्यतेजस्तेजस्विनाविना ॥ तेजोमंडलमध्यस्थंब्रह्मतेजस्विनंपरम् ॥ १५ ॥ स्वेच्छामयंसर्वरूपंसर्वकारणकारणम् ॥ अतीवसु
न्दरंरूपंबिभ्रतंसुमनोहरम् ॥ १६ ॥ किशोरवयसंशांतंसर्वकांतंपरात्परम् ॥ नवीननीरदाभासधामैकंश्यामविग्रहम् ॥ १७ ॥ शरन्मध्याह्नप
द्मौघशोभामोचनलोचनम् ॥ मुक्ताच्छविविनिंद्यैकदंतपंक्तिमनोरमम् ॥ १८ ॥ मयूरपिच्छचूडंचमालतीमाल्यमंडितम् ॥ सुनसंसस्मितंकांतं
भक्तानुग्रहकारणम् ॥ १९ ॥ ज्वलदग्निविशुद्धैकपीतांशुकसुशोभितम् ॥ द्विभुजंमुरलीहस्तंरत्नभूपणभूपितम् ॥ २० ॥ सर्वाधारंचसर्वेशंसर्व
शक्तियुतंविभुम् ॥ सर्वैश्वर्यप्रदंसर्वस्वतंत्रंसर्वमंगलम् ॥२१॥ परिपूर्णतमंसिद्धंसिद्धेशंसिद्धिकारकम् ॥ ध्यायंतेवैष्णवाःशश्वद्देवदेवंसनातनम्॥
॥ २२ ॥ जन्ममृत्युजराव्याधिशोकभीतिहरंपरम् ॥ ब्रह्मणोवयसायस्यनिमेषउपचर्यते ॥ २३ ॥

रने मानो प्रज्वलित अग्निके समान द्युति धारण की है। आजानुलम्बित दोनों हाथोंमें मुरली विराजमान और सम्पूर्ण अंग रत्नमयभूषणोंसे भूषित है ॥ २० ॥ वह जगत्‌के एक मात्र आधार सबके प्रभु और सर्व शक्तिमान् विभु हैं। वह सबको सर्व प्रकार ऐश्वर्य और मंगल प्रदान करते हैं. वह किसीके अधीन नहीं है ॥ २१ ॥ उनमे अपूर्णताका लेश मात्रभी नहीं है। वह स्वयं सिद्धपुरुष और समस्त सिद्धपुरुषोंमें प्रधान हैं सबको ही सिद्धि प्रदान करते हैं. वैष्णवगण निरन्तर उन्हीं सनातन देवदेव श्रीकृष्णका ध्यान करते हैं ॥ २२ ॥ उनके प्रसादसे मनुष्योंको जन्म, मृत्यु, जरा, व्याधि, शोक और भयका लेश मात्रभी नहीं रहता. उनका एक निमेष ब्रह्माकी आयुका परिमाण हैं ॥ २३ ॥

नारायणने कहा हे देवर्षे । आत्मा, नभोमंडल, काल, दशदिक् विश्वोंके, गोलक, गोलोक ॥ ५ ॥ और जिसकी अपेक्षा निम्नभाग स्थित वैकुण्ठधाम जिस प्रकार नित्य पदार्थ है, परब्रह्मरूपिणीकी मायारूपिणी, मूलप्रकृति भी उसी प्रकार नित्य पदार्थ है ॥ ६ ॥ अग्नि और दाहिकाशक्ति, चन्द्र और रमणीयता, कमल और शोभा रवि और प्रभा जिसप्रकार अभिन्नभावसे सदा परस्पर संयुक्त रहते है आत्मा और प्रकृति भी उसी प्रकार अभिन्नभावसे परस्पर मिलित रहती हैं ॥ ७ ॥ जैसे सुनार सुवर्णके विना कुण्डल और कुंभार मट्टीके विना घट बनानेमे समर्थ नहीं है ॥ ८ ॥ इसप्रकार आत्मा सर्वशक्तिस्वरूपा प्रकृतिके विना कोई कार्य नहीं कर सकता. अतएव आत्मा प्रकृतिकी सहायतासे ही सर्व शक्तिमान् है ॥ ९ ॥ "शं" ऐश्वर्यवाचक और "क्ति" पराक्रमवाचक है. सुतरां

श्रीनारायणउवाच ॥ नित्यआत्मानभोनित्यंकालोनित्योदिशोयथा ॥ विश्वानांगोलकंनित्यंनित्योगोलोकएवच ॥५॥ तदेकदेशोवैकुंठोनम्रभागानुसारकः ॥ तथैवप्रकृतिर्नित्याब्रह्मलीलासनातनी ॥ ६ ॥ यथाग्नौदाहिकाचंद्रेपद्मेशोभाप्रभारवौ ॥ शश्वद्युक्तानभिन्नासातथाप्रकृतिरात्मनि ॥ ७ ॥ विनास्वर्णंस्वर्णकारः कुंडलंकर्तुमक्षमः ॥ विनामृदाघटंकर्तुंकुलालोहिनहीश्वरः ॥ ८॥ नहिक्षमस्तथात्माचसृष्टिंस्रष्टुंतयाविना ॥ सर्वशक्तिस्वरूपासाययाचशक्तिमान्सदा॥९॥ऐश्वर्यवचनःशश्चक्तिःपराक्रमएवच ॥तत्स्वरूपातयोर्दात्रीसाशक्तिःपरिकीर्तिता॥१०॥ ज्ञानंसमृद्धिःसंपत्तिर्यशश्चैवबलंभगः ॥ तेनशक्तिर्भगवतीभगरूपाचसासदा ॥ ११ ॥ तयायुक्तःसदात्माचभगवांस्तेनकथ्यते॥सचस्वेच्छामयोदेवःसाकारश्चनिराकृतिः ॥ १२ ॥ तेजोरूपंनिराकारंध्यायंतेयोगिनःसदा ॥ वदंतिचपरंब्रह्मपरमानंदमीश्वरम् ॥ १३ ॥ अदृश्यंसर्वद्रष्टारंसर्वज्ञंसर्वकारणम् ॥ सर्वदंसर्वरूपंतं वैष्णवास्तन्नमन्वते ॥ १४ ॥

ऐश्वर्य और पराक्रमस्वरूपा एवं इन दोनोंकी दात्री होनेसे मूलप्रकृति शक्तिनामसे कही गई हैं ॥ १० ॥ भगशब्द ज्ञान, समृद्धि सम्पत्ति, यश और बलवाचक है. अतएव मूलप्रकृतिकी यह सब ज्ञानादिशक्ति विद्यमान रहनेसे उनको भगवती भी कहते है ॥ ११ ॥ आत्मा सदा शक्तिरूपा भगवतीके संग सम्मिलन होनेके कारण भगवान् नामसे अभिहित हुआ है, भगवान् स्वयं इच्छामय देव है इसीलिये वह कभी साकार और कभी निराकार होते है ॥ १२ ॥ योगीगण सदा इन्हीं निराकार भगवानूकी तेजोमूर्तिकी भावना और उनकोही परमानन्दरूपी, परब्रह्म, परमेश्वर कहकर कीर्त्तन करते हैं ॥ १३ ॥ यद्यपि वह अदृश्य, सर्वद्रष्टा, सर्वज्ञ, सर्वकारण, सर्वदाता और सर्वरूपी हैं किन्तु वैष्णवगण यह बात स्वीकार नहीं करते ॥ १४ ॥

॥

राधाकी पूजा हुई॥ १५२॥कार्तिकी पूर्णमासीकी रजनीमें परमात्मरूपी भगवान् श्रीकृष्णने गोलोकधाम रासमंडलमें देवी राधाकी प्रथम पूजा करी, फिर श्रीकृष्ण
की अनुमतिसे सम्पूर्ण गोप सम्पूर्ण गोपिका तथा सम्पूर्ण बालक बालिका॥ १५३ ॥गोपजननी सुरभी और अन्यान्य गोपोंने उनकी पूजा की.यही क्या?तबसेही
ब्रह्मादि देवता और मुनिपर्यन्त अत्यन्त भक्तिसहित॥ १५४ ॥धूपदीपादि विविध उपहारद्वारा परमानन्दसे श्रीराधाकी पूजामें रत हुए हैं. भूतलमें राधाका प्रथम
सुयज्ञराजाने पूजन किया॥ १५५॥भगवान् शंकरके उपदेशानुसार इस पुण्यक्षेत्र भारत भूमिमें राजा सुयज्ञने पूजा करी. फिर परमात्मरूपी भगवान् श्रीकृष्णकी
आज्ञानुसार तीनों लोकोंमें ॥ १५६॥ सर्वत्र उनकी पूजा प्रचलित हुई है, मुनिगण भक्तिपूर्वक पुष्प धूपादि विविध उपहारसे सर्वदा देवी राधिकाकी पूजा करते
हैं हे वत्स नारद ! इनके अतिरिक्त प्रकृतिके अंशसे जो सब देवी उत्पन्न हुई हैं भारतमें वह सबही पूजित होती हैं ॥ १५७ ॥ यही क्या ? ग्राममें ग्राम्य देवी

पौर्णमास्यांकार्तिकस्यकृष्णेनपरमात्मना॥गोपिकाभिश्चगोपैश्चबालिकाभिश्चबालकैः ॥५२॥गवांगणैः सुरभ्याचतत्पश्चादाज्ञयाहरेः ॥ तदा ब्रह्मादिभिर्देवैर्मुनिभिः परयामुदा॥५४॥पुष्पधूपादिभिर्भक्त्यापूजितावंदितासदा॥ पृथिव्यांप्रथमंदेवी सुयज्ञेनैवपूजिता ॥५५॥ शंकरेणोपदिष्टेनपुण्यक्षेत्रेचभारते ॥ त्रिपुलोकेपुतत्पश्चादाज्ञयापरमात्मनः ॥१५६॥ पुष्पधूपादिभिर्भक्त्या पूजितामुनिभिःसदा॥ कलायायाः समुद्भूताः पूजितास्ताश्चभारते ॥५७॥ पूजिताग्रामदेव्यश्चग्रामेचनगरेमुने ॥ एवंतेकथितंसर्वंप्रकृतेश्चरितंशुभम् ॥१५८॥ यथागमंलक्षणंचकिंभूयः श्रोतुमिच्छसि ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेनवमस्कंधेप्रथमोऽध्यायः ॥१॥नारदउवाच॥ समासेनश्रुतंसर्वंदेवीनांचरितंप्रभो॥विबोधनायबोधस्यव्यासेनवक्तुमर्हसि ॥१॥ सृष्टेराद्यासृष्टिविधौकथमाविर्बभूवह ॥ कथंवापंचधाभूतावदवेदविदांवर ॥२॥ भूताययांशकलयातयात्रिगुणयाभवे ॥ व्यासेनतासांचरितंश्रोतुमिच्छामिसांप्रतम् ॥३॥ तासांजन्मानुकथनंपूजाध्यानविधिंबुध ॥ स्तोत्रंकवचमैश्वर्यंशौर्यंवर्णयमंगलम् ॥४॥

वनमें वनदेवी और नगरमें नगरदेवीकी पूजा होती है.हे वत्स नारद! यह मैंने तुमसे शास्त्रानुसार सम्पूर्ण प्रकृतियोंके शुभचरित्र वर्णन किये ॥ १५८॥शास्त्रानुसार
लक्षण कहे. अब क्या सुननेकी इच्छा है ? सो कहो ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ देवर्षि नारदने
नारायणसे कहा हे प्रभो ! आपने जो संक्षेपसे पंच प्रकृति देवीका चरितविषय कहा वह मैंने सुना पर अब विस्तारसे कहिये ॥ १ ॥ आप वेदवेत्ताओंमें अग्रणी
हैं इसकारण पूछता हूं कि, इस जगत्प्रपंचके पहिलेही मूल प्रकृति आद्याशक्तिकी सृष्टि क्यों हुई और किस निमित्त वह पांच प्रकारसे हुई ॥ २ ॥ कैसे त्रिगुण
रूपिणी होकर पांच भागोंमें विभक्त हुई ? यह आनुपूर्वीसे सब सुननेकी इच्छा है ॥ ३ ॥ अतएव अब आप उनके मंगलदायक जन्मका वृत्तान्त पूजाप्रकरण,
ध्यानविधि, स्तोत्रकवच महिमा और प्रभाव-विषय सब विस्तारपूर्वक कहिये ॥ ४ ॥

साधनमें तत्पर होती है और जो तमोगुणसे उत्पन्न हैं वही अज्ञात कुलशील अधम कही गई हैं ॥ १४२ ॥ उनके समान दुर्मुख कुलनाशक धूर्त स्वाधीन ताप्रिय और कलहनिपुण दूसरी स्त्रिये दिखाई नहीं देतीं. ऐसी स्त्रियें मर्त्यलोकमें कुलटा और स्वर्लोकमें अप्सरा कहाती है ॥ १४३ ॥ यद्यपि पुंश्चली भी प्रकृतिका अंश है किन्तु वह तमोगुणात्मक है यह तो प्रकृतिका स्वरूप वर्णन किया ॥ १४४ ॥ अतएव पुण्यक्षेत्र भारतभूमिमें समुदाय प्रकृति देवीकी पूजा करना सम्यक् प्रकार उचित है. पूर्वकालमें सुरथराजाने दुर्गति नाशिनी मूलप्रकृति दुर्गाकी पूजा की थी ॥ १४५ ॥ इसके पीछे श्रीरामचन्द्रजीने रावणके मारनेकी इच्छासे उनकी पूजा करी फिर तीनों लोकोंमे उनकी पूजाका प्रचार हुआ ॥ १४६ ॥ उन्होंनेही प्रथम दक्षकी कन्यारूपमे जन्म ग्रहण किया उन्होंनेही दैत्यकुल और दानवकुलको संहार किया था. उन्होंनेही दक्षके यज्ञ समयमें पतिनिन्दा सुन अपना देह त्याग फिर जन्मग्रहण किया था ॥१४७॥

दुर्मुखाःकुलहाधूर्ताःस्वतंत्राःकलहप्रियाः ॥ पृथिव्यांकुलटायाश्चस्वर्गेचाप्सरसांगणाः ॥ ४३ ॥ प्रकृतेस्तमसश्चांशाःपुंश्चल्यःपरिकीर्तिताः ॥ एवंनिगदितंसर्वंप्रकृतेरूपवर्णनम् ॥ ४४ ॥ ताःसर्वाःपूजिताःपृथ्व्यांपुण्यक्षेत्रेचभारते ॥ पूजितासुरथेनादौदुर्गादुर्गार्तिनाशिनी ॥ १४५ ॥ ततःश्रीरामचंद्रेणरावणस्यवधार्थिना ॥ तत्पश्चाज्जगतांमातात्रिषुलोकेषुपूजिता ॥ १४६ ॥ जातादौदक्षकन्यायानिहत्यदैत्यदानवान् ॥ ततो देहंपरित्यज्ययज्ञेभर्तुश्चनिंदया ॥ ४७ ॥ जज्ञेहिमवतःपत्न्यांलेभेपशुपतिपतिम् ॥ गणेशश्चस्वयंकृष्णःस्कंदोविष्णुकलोद्भवः ॥४८॥बभूवतु स्तौतनयौपश्चात्तस्याश्चनारद ॥ लक्ष्मीर्मंगलभूपेनप्रथमंपरिपूजिता ॥ ४९ ॥ त्रिषुलोकेषुतत्पश्चाद्देवतामुनिमानवैः ॥ सावित्रीचाऽश्वपति नाप्रथमंपरिपूजिता ॥ १५० ॥ तत्पश्चात्त्रिषुलोकेषुदेवतामुनिपुंगवैः ॥ आदौसरस्वतीदेवीब्रह्मणापरिपूजिता ॥ ५१ ॥ तत्पश्चात्त्रिपुलोकेपुदे वतामुनिपुंगवैः ॥ प्रथमंपूजिताराधागोलोकेरासमंडले ॥ ५२ ॥

उन्होंनेही हिमाचल पत्नी मेनकाके गर्भसे जन्मग्रहण करके पशुपतिको पतिलाभ किया था. फिर कार्तिकेय और गणेश नामक पार्वतीके जो दो पुत्र उत्पन्न हुए तिनमें कार्तिकेय नारायणके अंश और गणपति स्वयं राधापति श्रीकृष्ण थे ॥ १४८ ॥ हे देवर्षे ! इन दो पुत्रोंके उपरान्त दुर्गासे जो लक्ष्मी देवीकी उत्पत्ति हुई प्रथम मङ्गलराजने उनकी पूजा की ॥ १४९ ॥ फिर त्रिलोकीमें क्या देवता क्या मनुष्य सब नेही उनकी पूजा करी. प्रथम तो राजा अश्वपतिने सावित्री देवीकी पूजा करी ॥ १५० ॥ फिर त्रिभुवनमे क्या देवता क्या मुनिगण, सबही उनकी पूजा करते हैं देवसिरस्वतीके उत्पन्न होनेपर सबसे पहिले भगवान् ब्रह्माजीने उनकी पूजा करी॥ १५१॥तबसे क्या श्रेष्ठतम मुनिगण, क्या देवतागण, सभी उनकी पूजा करते हैं गोलोकरासमंडलमें पहले

वरुणपत्नी, बलिराजाकी पत्नी विन्ध्यावली, मनोहर दमयन्ती, यशोदा,देवकी ॥ १३० ॥ गान्धारी, द्रौपदी, शैब्या, सत्यवती, वृषभानुपत्नी कुलीना राधाकी जननी ॥ १३१ ॥ मन्दोदरी, कौसल्या, कौरवी, सुभद्रा, रेवती, सत्यभामा, कालिन्दी, लक्ष्मणा ॥ १३२ ॥ जाम्बवती, नाग्नजिती, मित्रविन्दा, लक्ष्मणा, रुक्मिणी, सीता, यह स्वयं लक्ष्मी हैं ॥१३३॥ काली योजनगंधा महासती पतिव्रता व्यासजननी, बाणपुत्री उषा, उसकी सखी चित्रलेखा ॥ १३४ ॥ प्रभावती, भानुमती, सती मायावती, परशुरामकी जननी रेणुका, बलरामकी जननी रोहिणी॥१३५॥एकनन्दा और श्रीकृष्णकी भगिनी सती दुर्गा इत्यादि अन्यान्य अनेक कामिनी भारतमें प्रकृतिका अंशस्वरूप हैं ॥ १३६ ॥ इनके अतिरिक्त ग्रामदेवी भी प्रकृतिका अंश है और सब विश्वमें जितनी स्त्री विद्यमान हैं वह

वरुणानीप्रसिद्धाचबलेर्विंध्यावलिस्तथा॥कांताचदमयंतीचयशोदादेवकीतथा ॥१३०॥ गांधारीद्रौपदीशैब्यासाचसत्यवतीप्रिया ॥ वृषभानुप्रियासाध्वीराधामाताकुलोद्वहा ॥ ३१ ॥मंदोदरीचकौसल्यासुभद्राकौरवीतथा ॥ रेवतीसत्यभामाचकालिंदीलक्ष्मणातथा ॥ ३२ ॥ जांबवतीनाग्नजितिर्मित्रविंदातथापरा ॥ लक्ष्मणारुक्मिणीसीतास्वयंलक्ष्मीःप्रकीर्तिता ॥ ३३ ॥ कालीयोजनगंधाचव्यासमातामहासती ॥ बाणपुत्रीतथोषाचचित्रलेखाचतत्सखी ॥ ३४ ॥ प्रभावतीभानुमतीतथामायावतीसती ॥ रेणुकाचभृगोर्मातारामंमाताचरोहिणी ॥ १३५ ॥ एकनंदाचदुर्गासाश्रीकृष्णभगिनीसती ॥ बह्व्यःसंत्यःकलाश्चैवप्रकृतेरेवभारते ॥ ३६ ॥ यायाश्चग्रामदेव्यःस्युस्ताःसर्वाःप्रकृतेःकलाः ॥कलांशांशसमुद्भूताःप्रतिविश्वेषुयोषितः ॥ ३७॥ योषितामवमानेनप्रकृतेश्चपराभवः ॥ ब्राह्मणीपूजितायेनपतिपुत्रवतीसती ॥ ३८ ॥ प्रकृतिःपूजितातेनवस्त्रालंकारचंदनैः ॥ कुमारीचाष्टवर्षायावस्त्रालंकारचंदनैः ॥३९ ॥ पूजितायेनविप्रस्यप्रकृतिस्तेनपूजिता ॥ सर्वाःप्रकृतिसंभूताउत्तमाधममध्यमाः ॥ १४० ॥ सत्त्वांशाश्चोत्तमाज्ञेयाःसुशीलाश्चपतिव्रताः ॥ मध्यमारजसश्चांशास्ताश्चभोग्याःप्रकीर्तिताः ॥ ४१ ॥ सुखसंभोगवश्याश्चस्वकार्यतत्पराःसदा ॥ अधमास्तमसश्चांशाअज्ञातकुलसंभवाः ॥ ४२ ॥

सब प्रकृतिके अंशसे उत्पन्न हुई हैं ॥ १३७ ॥ अतएव स्त्रीका अपमान करनेसे प्रकृतिका अपमान होता है. पतिपुत्रवती पतिव्रता ब्राह्मणीकी वस्त्र अलंकार और चन्दनादिसे पूजा करनेपर ॥ १३८ ॥ प्रकृतिकी पूजा हो जाती है यही क्या वस्त्रालंकार और चन्दनादिसे अष्टवर्षीय ब्राह्मण कुमारीकी पूजा करनेपरभी ॥ १३९ ॥ प्रकृति देवी पूजित होती है. उत्तम मध्यम और अधम सभी प्रकृतिसंभूत हैं ॥१४०॥ जो रमणी सत्त्वगुणके अंशसे उत्पन्न है, वही उत्तम सुशील और पतिव्रता है जो रजोगुणके अंशसे उत्पन्न है वह मध्यम हैं और भोग्या हैं ॥ १४१ ॥ और भोगविषयमें अत्यन्त अनुरक्त होकर अपने कार्य

संख्या (गणना) करनेमें समर्थ नहीं होते. क्षुधा और पिपासा दोनों लोभकी पत्नी हैं यह धन्या, मान्या और जगत्पूज्या हैं ॥ ११९ ॥ इन दोनोके विद्यमान न होनेसे जगत्के सब जीव एकवारही चिन्तासागरमें निमग्न हो जाते है. प्रभा और दाहिका यह दोनो तेजकी भार्या है ॥ १२० ॥ इन दोनोके न होनेसे जगदीश्वर कभी जगत्की सृष्टि और नियमित व्यवस्था व्यवस्थापित नहीं कर सक्ते. मृत्यु और जरा दोनों कालकी कन्या है किन्तु ज्वरकी प्रियतमा पत्नी हैं ॥ ॥ १२१ ॥ इनके न होनेसे विधातृविहित सम्पूर्ण सृष्टि वृद्धिकोही प्राप्त होती नष्ट न होती. देवी तन्द्रा और प्रीति दोनो निद्राकी कन्या है यह दोनों सुखकी प्रियतमा भार्या है ॥ १२२ ॥ यह दोनो संपूर्ण जगत्में व्याप्त कर अवस्थान करती हैं हे मुनिवर ! जगत्पूज्य श्रद्धा और भक्ति, वैराग्यकी भार्या हैं ॥१२३॥

याभ्यांव्याप्तंजगत्सर्वंनित्यंचितातुरंभवेत् ॥ प्रभाचदाहिकाचैवद्वेभार्येतेजसस्तथा ॥ १२० ॥ याभ्यांविनाजगत्स्रष्टुंविधातुंचनहीश्वरः ॥
कालकन्येमृत्युजरेप्रज्वारस्यप्रियाप्रिये ॥ २१ ॥ याभ्यांजगत्समुच्छिन्नंविधात्रानिर्मितंविधौ ॥ निद्राकन्याचतंद्रासाप्रीतिरन्यासुखप्रिये ॥
॥२२॥ याभ्यांव्याप्तंजगत्सर्वंविधिपुत्रविधेर्विधौ ॥ वैराग्यस्यचद्वेभार्येश्रद्धाभक्तिश्चपूजिते॥२३॥ याभ्यांशश्वज्जगत्सर्वंयज्जीवन्मुक्तिमन्मुने॥
अदितिर्देवमाताचसुरभीचगवांप्रसूः ॥ २४ ॥ दितिश्चदैत्यजननीकद्रूश्चविनतादनुः ॥ उपयुक्ताःसृष्टिविधौएतास्तुकीर्तिताःकलाः ॥१२५॥
कलाअन्याःसंतिबह्वयस्तासुकाश्चिन्निबोधमे ॥ रोहिणीचंद्रपत्नीचसंज्ञासूर्यस्यकामिनी ॥ १२६ ॥ शतरूपामनोर्भार्याशचींद्रस्यचगेहिनी ॥
तारावृहस्पतेर्भार्यावसिष्ठस्याऽप्यरुंधती ॥ २७ ॥ अहल्यागौतमस्त्रीसाऽप्यनसूयाऽत्रिकामिनी ॥ देवहूतीकर्दमस्यप्रसूतिर्दक्षकामिनी ॥२८॥
पितॄणांमानसीकन्यामेनकासांऽबिकाप्रसूः ॥ लोपामुद्रातथाकुंतीकुबेरकामिनीतथा ॥ २९ ॥

इन दोनोंके विद्यमान होनेसे विश्वको सब मनुष्य जीवन्मुक्तके समान अवस्थान कर सक्ते हैं इनके अतिरिक्त देव माता अदिति, गोजननी सुरभी ॥ १२४ ॥ दैत्यजननी दिति, नागमाता कद्रू, खगेन्द्रजननी विनता और दानवमाता दनु यह सभी सृष्टिकार्यकी विशेष उपयोगिनी है किन्तु सब मूलप्रकृतिकी कला हैं १२५॥ इनके अतिरिक्त अन्यान्य जो प्रकृतिकी कला विद्यमान है, उनके कितनोहीके नाम कहता हूं सुनो । चन्द्रकी पत्नी रोहिणी, सूर्यकी भार्या संज्ञा ॥ १२६ ॥ मनुपत्नी शतरूपा, इन्द्रपत्नी शची, बृहस्पतिकी भार्या तारा, वसिष्ठकी पत्नी अरुन्धती ॥१२७॥ गौतमपत्नी अहल्या, अत्रिकी भार्या अनसूया, कर्दमकामिनी देवहूती, दक्ष भार्या प्रसूति ॥ १२८ पितरोंकी मानसी कन्या और अम्बिकाकी जननी मेनका, लोपामुद्रा, कुन्ती, कुबेरपत्नी ॥ १२९ ॥

६ इनका परम आदर करते है ॥ १०८ ॥ इनके न होनेसे जगत्के सम्पूर्ण मनुष्य मृतकवत् यशहीन होते. क्रिया उद्योगकी पत्नी है। इनका सभी सन्मान और महाआदर करते है ॥ १०९ ॥ हे मुनिवर नारद! जगत्में उद्योगकी पत्नी क्रिया यदि विद्यमान न होती तो सब मनुष्य एकवारही विधिहीन हो जाते. मिथ्या अधर्मकी पत्नी है। इस जगत्मे जितने धूर्त विद्यमान हैं वह सब इसका अत्यन्त आदर करते है ॥ ११० ॥ मिथ्याके न होनेसे विधाताका विधान किया सब धूर्तपन जगत्मे नहीं रहता सत्ययुगमें यह कभी किसीको दिखाई न दी. त्रेतासे ही इसके सूक्ष्मतम शरीरका संचार हुआ है ॥ १११ ॥ जब द्वापर युग उपस्थित था तब इसके अवयव अर्धपुष्ट थे। इसके उपरान्त कलि प्रवृत्त हुआ तब इसके सम्पूर्ण अंग प्रत्यंग सब अवयव पुष्ट होगये तिस कालमें इसके समान वाचाल और व्यापिका दूसरी नहीं है ॥ ११२ ॥ उस समयसे यह अपने भ्राता कपटको संग लेकर मनुष्योंके घर घरमें भ्रमण करती है शान्ति और

ययाविनाजगत्सर्वंयशोहीनंमृतंयथा॥क्रियातूद्योगपत्नीचपूजितासर्वसंमता ॥९॥ ययाविनाजगत्सर्वंविधिहीनंचनारद॥ अधर्मपत्नीमिथ्या सासर्वधूर्तैश्चपूजिता ॥१०॥ ययाविनाजगत्सर्वमुच्छिन्नंविधिनिर्मितम् ॥ सत्येअदर्शनायाचत्रेतायांसूक्ष्मरूपिणी॥११॥अर्धावयवरूपाचद्वा परेचैवसंवृता॥ कलौमहाप्रगल्भाच॥सर्वत्रव्यापिकाबलात् ॥१२॥ कपटेनसमंभ्रात्राभ्रमतेचगृहेगृहे ॥ शांतिर्लज्जाचभार्येद्वेसुशीलस्यचपूजिते ॥१३॥ याभ्यांविनाजगत्सर्वमुन्मत्तमिवनारद ॥ ज्ञानस्यतिस्रोभार्याश्चबुद्धिर्मेधाधृतिस्तथा ॥१४ ॥ याभिर्विनाजगत्सर्वंमूढंमत्तसमंसदा ॥ मूर्तिश्चधर्मपत्नीसाकांतिरूपामनोहरा ॥१५॥ परमात्माचविश्वौघोनिराधारोययाविना ॥ सर्वत्रशोभारूपाचलक्ष्मीर्मूर्तिमतीसती ॥ १६ ॥ श्रीरूपामूर्तिरूपाचमान्याधन्याऽतिपूजिता ॥ कालाग्नीरुद्रपत्नीचनिद्रासासिद्धयोगिनी ॥१७ ॥ सर्वेलोकाःसमाच्छन्नाययायोगेनरात्रिपु ॥ कालस्यतिस्रोभार्याश्चसंध्यारात्रिदिनानिच॥१८॥याभिर्विनाविधाताचसंख्यांकर्तुंनशक्यते॥क्षुत्पिपासेलोभभार्येधन्येमान्येचपूजिते ॥१९॥

लज्जा यह दोनोही सुशीलकी भार्या है ॥ ११३ ॥ इन दोनोके विद्यमान न होनेसे सम्पूर्ण जगत् एकवारही मूढ और उन्मत्तके समान हो जाता. बुद्धि मेधा और धृति, यह तीनों ज्ञानकी भार्या है ॥ ११४ ॥ इनके न होनेसे जगत्के संपूर्ण मनुष्य एकवारही मूढ और उन्मत्त हो जाते. मूर्ति धर्मदेवकी पत्नी है, यह सबकी कान्तिरूपिणी और अतीव मनोहारिणी है ॥ ११५ ॥ इनके न होनेसे परमात्मा आश्रयस्थान प्राप्त नहीं कर सकते इसकारण समस्त विश्व निरालम्ब हो जाता यह पतिव्रता सती मूर्ति शोभारूप ॥११६॥लक्ष्मीरूप, सर्वत्र मान्या धन्या और पूजिता है सिद्धियोगिनी निद्रा कालाग्नि रुद्रदेवकी पत्नी हैं॥११७॥ जिसके सम्बन्धसे जीवगण रात्रिकालमें समाच्छन्न होते हैं. सन्ध्या, रात्रि और दिन, यह तीन कालकी भार्या हैं ॥ ११८ ॥ इनके न होनेसे विधाता भी

यही क्या ? दक्षिणाके विना कोई कार्य सफल नहीं हो सकता. देवी स्वधा पितरोंकी पत्नी है क्या मनुष्यगण, क्या मनुगण, क्या मुनिगण ॥ ९९ ॥ सबही स्वधादेवीकी पूजा करते है। स्वधामंत्रके विना पितरोंको जो कुछ दान किया जाय, वह सब निष्फल हैं. देवी स्वस्ति वायुदेवकी पत्नी हैं इनका सम्पूर्ण विश्वमे आदर होता है ॥ १०० ॥ स्वस्ति देवीके विना क्या आदान, क्या प्रदान कोई कार्य फलदायक नहीं हो सकता. गणपतिकी पत्नीका नाम पुष्टि है जगत्से सबही पुष्टिदेवीकी पूजा करते है ॥१०१॥ जगत्के पुष्टिके विना क्या स्त्री क्या पुरुष, सभी अतिशय क्षीण होते हैं, तुष्टि अनन्तदेवकी पत्नी है पृथ्वीमें सर्वत्रही वह सत्कृत और वंदित होती हैं ॥ १०२ ॥ जिनके असद्भावसे पृथ्वीके किसी स्थानमे कोई मनुष्य सुखी नहीं हो सक्ता सम्पत्तिदेवी ईशानकी पत्नी हैं क्या देवता क्या मनुष्य सभी जिनका समान आदर करते है ॥ १०३ ॥ उनके न होनेसे जगत्के सभी मनुष्य दारिद्रदोषसे अत्यन्त पीडित होते है ॥ देवी धृति कपि

यथाविनाहिविश्वेषुसर्वकर्महिनिष्फलम् ॥ स्वधापितॄणांपत्नीचमुनिभिर्मनुभिर्नरैः ॥ ९९ ॥ पूजितापितृदानंहिनिष्फलंचययाविना ॥ स्वस्तिदेवीवायुपत्नीप्रतिविश्वेषुपूजिता ॥१००॥ आदानंचप्रदानचनिष्फलंचययाविना ॥ पुष्टिर्गणपतेःपत्नीपूजिताजगतीतले ॥ १०१ ॥ ययाविनापरिक्षीणाःपुमांसोयोषितोऽपिच ॥ अनंतपत्नीतुष्टिश्चपूजितावंदिताभवेत् ॥ १०२ ॥ ययाविनानसंतुष्टाःसर्वलोकाश्चसर्वतः ॥ ईशानपत्नीसंपत्तिःपूजिताचसुरैर्नरैः ॥ १०३ ॥ सर्वेलोकादरिद्राश्चविश्वेषुचययाविना ॥ धृतिःकपिलपत्नीचसर्वैःसर्वत्रपूजिता॥ १०४ ॥ सर्वेलोकाअधैर्याश्चजगत्सुचययाविना ॥ सत्यपत्नीसतीमुक्तैःपूजिताजगतीप्रिया ॥ १०५ ॥ ययाविनाभवेल्लोकोबंधुतारहितःसदा ॥ मोहपत्नीदयासाध्वीपूजिताचजगत्प्रिया ॥ ६ ॥सर्वेलोकाश्चसर्वत्रनिष्फलाश्चययाविना ॥ पुण्यपत्नीप्रतिष्ठासापूजितापुण्यदासदा ॥७ ॥यया विनाजगत्सर्वंजीवन्मृतसमंमुने ॥ सुकर्मपत्नीसंसिद्धाकीर्तिर्धन्यैश्चपूजिता ॥ ८ ॥

लदेवकी सहधर्मिणी हैं जगत्के सब स्थानोंमेंही सब इनका समान आदर करते है॥१०४॥यही क्या? इनके न होनेसे जगत्के सब मनुष्यही अत्यन्त अधैर्य होते देवी सती सत्यदेवकी पत्नी हैं यह जगत्प्रिय है मुक्तपुरुष सर्वदाही इनकी पूजा करते है ॥ १०५ ॥ सत्यप्रिया सती यदि विद्यमान न होती तो एकबारही सम्पूर्ण जगत् बन्धुता (बांधवपन) से वंचित होजाता पतिपरायणा दया, मोह, देवकी पत्नी है सबही जगत् इनका आदर करते है ॥ १०६ ॥ इनके न होनेसे पृथ्वीके सब मनुष्य सब विषयमें हताश होते देवी प्रतिष्ठा पुराणदेवकी पत्नी है इनका जितना यत्न करता है यह उनको उतनाही पुण्यप्रदान करती हैं ॥ ॥ १०७ ॥ अधिक क्या इनके विना पृथ्वीके समस्त मनुष्य जीवन्मृतके समान होते है, देवी कीर्ति सुकर्मकी पत्नी है यह स्वयं सिद्ध और कृतार्थ मनुष्य

रुष्ट होनेसे क्षणकालमें सब विश्वको संहार करनेमे समर्थ हैं ॥८७॥ जो समरमे शुंभ और निशुंभ दैत्योंको निपात करनेके लिये मूल प्रकृति दुर्गाके ललाट देशसे आविर्भूत हुई है, जो दुर्गाकी अर्धांशस्वरूपा और उनके समान गुणवती और तेजस्विनी है ॥८८॥जिनके शरीरकी कान्ति देखनेसे बोध होता है मानो एकही कालमें करोड सूर्य उदय हुए है जो सब शक्तियोंमें प्रधान और सबकी अपेक्षा अधिक बलवती है ॥ ८९ ॥ जो संपूर्ण लोकोंको सब प्रकारकी सिद्धि प्रदान करती है जो सर्व श्रेष्ठ और योगस्वरूपा है जो अतिशय कृष्णभक्त एवं तेज, गुण और विक्रममें कृष्णके समान है ॥ ९० ॥ निरन्तर श्रीकृष्णकी चिन्तासे जिनका शरीर कृष्णवर्ण होगया है जो सनातनी एक निश्वासमें संपूर्ण ब्रह्माण्ड विध्वंस कर सकती है ॥९१॥ जोकेवल क्रीडा और लोकशिक्षाके लिये दैत्योंके सहित समरमे प्रवृत्त हुई थीं जो पूजासे संतुष्ट होनेपर धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष इन चारों वर्गका फल प्रदान कर सकती है, वह काली भी प्रकृतिका अंश है ॥

दुर्गाललाटसंभूतारणेशुंभनिशुंभयोः ॥ दुर्गार्धांशस्वरूपासागुणेनतेजसासमा ॥ ८८ ॥ कोटिसूर्यसमाजुष्टपुष्टजाज्वलविग्रहा ॥ प्रधाना सर्वशक्तीनांबलाबलवतीपरा ॥ ८९ ॥ सर्वसिद्धिप्रदादेवीपरमायोगरूपिणी ॥ कृष्णभक्ताकृष्णतुल्यातेजसाविक्रमैर्गुणैः ॥ ९० ॥ कृष्णभावनयाशश्वत्कृष्णवर्णासनातनी ॥ संहर्तुंसर्वब्रह्माण्डंशक्तानिश्वासमात्रतः ॥ ९१ ॥ रणंदैत्यैःसमंतस्याःक्रीडयालोकशिक्षया ॥ धर्मार्थकाममोक्षांश्चदातुंशक्ताचपूजिता ॥ ९२ ॥ ब्रह्मादिभिःस्तूयमानामुनिभिर्मनुभिर्नरैः ॥ प्रधानांशस्वरूपासाप्रकृतेश्चवसुंधरा॥ ९३ ॥ आधाररूपासर्वेषांसर्वसस्याप्रकीर्तिता ॥ रत्नाकरारत्नगर्भासर्वरत्नाकराश्रया ॥ ९४ ॥ प्रजाभिश्चप्रजेशैश्चपूजितावंदितासदा॥ सर्वोपजीव्यरूपाचसर्वसंपद्विधायिनी ॥९५॥ययाविनाजगत्सर्वंनिराधारंचराचरम्॥ प्रकृतेश्चकलायायास्तानिबोधमुनीश्वर॥९६॥यस्ययस्यचयापत्नीतत्सर्वंवर्णयामिते ॥ स्वाहादेवीवह्निपत्नीप्रतिविश्वेषुपूजिता ॥९७॥ययाविनाहविर्दानंनग्रहीतुंसुराःक्षमाः ॥ दक्षिणायज्ञपत्नीचदीक्षासर्वत्रपूजिता ॥ ९८ ॥

॥ ९२ ॥ वसुंधरादेवी, जिनका ब्रह्मादि देवता गण समस्त मुनिगण, चौदह मनु और संपूर्ण मनुष्य स्तव करते हैं ॥९३॥ जो सबकी आधारस्वरूप और सर्व प्रकार शस्यसे परिपूर्ण हैं जो रत्नाकरा रत्नगर्भा और सर्वप्रकार श्रेष्ठतम वस्तुकी प्रसूति और आश्रय स्थान है॥९४॥प्रजामंडल और राजमण्डल नित्य जिनकी पूजा और स्तुतिवाद करते है जो जीवमात्रकी ( जीवनदायिनी ) और सबको सब प्रकारकी सम्पद देनेवाली है ॥ ९५ ॥ जिनके बिना स्थावर जंगमात्मक संपूर्ण जगत् निराधार हो जाता है वह वसुंधराभी मूलप्रकृतिका अंश है. हे वत्स नारद । जो प्रकृतिकी कलासे उत्पन्न है ॥९६॥ और जो जिनकी पत्नी हैं,अब एकादिक्रमसे वह सब वर्णन करता हूं सुनो- देवी स्वाहा अग्निकी पत्नी है । संपूर्ण विश्व उनकी पूजा करते हैं॥९७॥इनके बिना देवतागण कभी आहुति ग्रहण करनेमे समर्थ नहीं होते दक्षिणा और दीक्षा, यह दोनो यज्ञपत्नी है इनका सर्वत्र आदर होता है ॥ ९८ ॥

हे वत्स नारद! जिनका नाम देवसेना है.वही षष्ठी हैं षष्ठी देवी जो गौरीआदि षोडश मातृकामे श्रेष्ठतम मातृका हैं॥ ७८॥जो पतिव्रता तीनों जगत्को पुत्र पौत्रादि दात्री और सबकी धात्री हैं जो मूल प्रकृतिका षष्ठांशस्वरूप होनेके कारण षष्ठीनामसे कही गई हैं ॥ ७९॥ जो वृद्धभाव और योगिनीके वेषसे सम्पूर्ण बालकोंके निकट विद्यमान रहती है. वैशाखादि बारह मासमें जिनकी पूजा सर्वत्र प्रचलित हुई है ॥ ८०॥ बालकके उत्पन्न होनेपर छठे दिन सूतिका गृह सोवरमे जिनकी पूजा होती है और बीस दिन बीतनेपर इक्कीसवें दिन जिनकी शुभकरी पूजाका विधान करना होता है ॥ ८१ ॥ मुनि अवनत मस्तकसे जिनको प्रणाम और सदा जिनके दर्शनकी कामना करते हैं जो माताके समान स्नेहार्द्र हृदयसे सर्वदा बालकोंकी रक्षा करती है वह षष्ठी देवी मूलप्रकृतिका षष्ठांश हैं ॥ ८२ ॥ देवी

प्रधानांशस्वरूपायादेवसेनाचनारद ॥ मातृकासुपूज्यतमासाषष्ठीचप्रकीर्तिता ॥ ७८ ॥ पुत्रपौत्रादिदात्रीचधात्रीत्रिजगतांसती ॥ षष्ठांशरूपाप्रकृतेस्तेनषष्ठीप्रकीर्तिता ॥ ७९ ॥ स्थानेशिशूनांपरमावृद्धरूपाचयोगिनी ॥ पूजाद्वादशमासेषुयस्याविश्वेषुसंततम् ॥ ८० ॥ पूजाचसूतिकागारेपुराषष्ठदिनेशिशोः ॥ एकविंशतिमेचैवपूजाकल्याणहेतुकी ॥ ८१ ॥ मुनिभिर्नमिताचैषानित्यकामाप्यतःपरा ॥ मातृकाचदयारूपाशश्वद्रक्षणकारिणी ॥८२॥ जलेस्थलेचांतरिक्षेशिशूनांसद्मगोचरे ॥ प्रधानांशस्वरूपाचदेवीमंगलचंडिका ॥ ८३ ॥ प्रकृतेर्मुखसंभूतासर्वमंगलदासदा ॥ सृष्टौमंगलरूपाचसंहारेकोपरूपिणी ॥ ८४ ॥ तेनमंगलचंडीसापंडितैःपरिकीर्तिता ॥ प्रतिमंगलवारेषुप्रतिविश्वेषुपूजिता ॥ ८५ ॥ पुत्रपौत्रधनैश्वर्ययशोमंगलदायिनी ॥ परितुष्टासर्ववांछाप्रदात्रीसर्वयोपिताम् ॥ ८६ ॥ रुष्टाक्षणेनसंहर्तुंशक्ताविश्वंमहेश्वरी ॥ प्रधानांशस्वरूपासाकालीकमललोचना ॥ ८७ ॥

मंगल चण्डिका जो जल स्थल अन्तरिक्ष और बालकोंके घर घर मंगल विधान करके भ्रमण करती हैं ॥ ८३ ॥ जो प्रकृति देवीके मुखमंडलसे उत्पन्न हुई है और सर्वदा सबका सब प्रकार मंगलविधान करती है सृष्टिकालमें मंगलमयी और संहारकालमे प्रचण्ड रोषरूपिणी मूर्त्ति ॥ ८४ ॥ धारण करनेके कारण पण्डितोंने जिनका मंगलचण्डी नाम रक्खा है प्रतिविश्व और प्रति मंगलवारमे जिनकी पूजा होती है ८५ ॥ जो प्रसन्न होकर स्त्रियोको पुत्र पौत्र धन ऐश्वर्य यश और सबप्रकार मंगल व सबप्रकार अभीष्ट प्रदान करती है, यह मंगलचण्डी भी मूलप्रकृतिका अंश हैं ॥ ८६ ॥ कमललोचना महेश्वरी काली जो

दर्शनस्पर्शनाभ्यांचसद्योनिर्वाणदायिनी॥कलौकलुषशुष्केधमदहनायाग्निरूपिणी ॥६७॥यत्पादपद्मसंस्पर्शात्सद्यःपूतावसुंधरा ॥ यत्स्पर्शदर्शनेचैवेच्छंतितीर्थानिशुद्धये ॥६८॥ ययाविनाचविश्वेषुसर्वकर्मचनिष्फलम् ॥ मोक्षदायामुमुक्षूणांकामिनीसर्वकामदा ॥६९॥ कल्पवृक्षस्वरूपायाभारतेवृक्षरूपिणी ॥ भारतीनांप्रीणनायजातायापरदेवता ॥७०॥ प्रधानांशस्वरूपायामनसाकश्यपात्मजा ॥ शंकरप्रियशिष्याचमहाज्ञानविशारदा ॥ ७१ ॥ नागेश्वरस्यानंतस्यभगिनीनागपूजिता ॥ नागेश्वरीनागमातासुंदरीनागवाहिनी ॥ ७२ ॥ नागेंद्रगणसंयुक्तानागभूषणभूषिता ॥ नागेंद्रवंदितासिद्धायोगिनीनागशायिनी ॥ ७३॥ विष्णुरूपाविष्णुभक्ताविष्णुपूजापरायणा ॥ तपःस्वरूपातपसांफलदात्रीतपस्विनी ॥ ७४ ॥ दिव्यंत्रिलक्षवर्षंचतपस्तस्वाचयाहरेः ॥ तपस्विनीषुपूज्याचतपस्विषुचभारते ॥ ७५ ॥ सर्वमंत्राधिदेवीचज्वलंतीब्रह्मतेजसा ॥ ब्रह्मस्वरूपापरमाब्रह्मभावनतत्परा ॥७६ ॥ जरत्कारुमुनेःपत्नीकृष्णांशस्यपतिव्रता ॥ आस्तीकस्यमुनेर्माताप्रवरस्यतपस्विनाम् ॥ ७७ ॥

जिनके दर्शन और स्पर्शसे तत्काल निर्वाणपद प्राप्त होता है जिनके अतिरिक्त कलियुगमें पापकाष्ठ दहनकी दूसरी अग्नि नहीं है जो स्वयं अग्निस्वरूपिणी है॥६७॥ जिनके चरणकमलोंका स्पर्श करके वसुंधरा पवित्र हुई है सम्पूर्ण तीर्थ स्व स्व शुद्धिलाभके लिये जिनके दर्शन और स्पर्शकी कामना करते है ॥ ६८ ॥ जिनके विना विश्वके सब कार्य निष्फल है जो मुमुक्षु पुरुषोंको मोक्षदायिनी जो सबकें सब प्रकार मनोरथ संपन्न करती हैं ॥ ६९ ॥ स्वयं कल्पवृक्षस्वरूप जो भारतके सब वृक्षोंकी अधिष्ठात्री देवता भारतवासी कामिनीगणोंको प्रसन्न करनेके लिये जो उत्पन्न हुई हैं और जो सर्वश्रेष्ठ देवता कहकर भारतके सर्वत्र परिगृहीत होतीहैं ॥ ७० ॥ वह तुलसी देवी मूलप्रकृतिकी प्रधान अंश हैं कश्यपकन्या मनसा जो शंकरकी प्रिय शिष्या है सुतरां शास्त्रज्ञान विषयमें महापण्डिता है ॥ ७१ ॥ जो नागेश्वर अनन्त देवकी बहन और समस्त नागगणोंसे सत्कृत हैं जो स्वयं सुन्दरीनागेश्वरी नागजननी और नागवाहिनी है ॥ ७२ ॥ जो सदा नागेंद्रगणोंमें परिवेष्टित नागभूषणोंसे विभूषित नागेन्द्रगणसे वंदित और नागशय्यापर शयन करती है जो सिद्धयोगिनी ॥ ७३ ॥ विष्णुस्वरूपिणी विष्णुभक्ता और विष्णुपूजामे तत्परहै जो तपःस्वरूप और तपस्याकी फलप्रदा होकरभी स्वयं तपस्विनी हैं ॥ ७४ ॥ जो देवमानके तीन लक्ष वर्षपर्यन्त श्रीहरिकी आराधना करके भारतमें तपस्वी और तपस्वियोंमें प्रधान कही गई हैं ॥ ७५ ॥ जो सम्पूर्ण मंत्रकी अधिदेवी जिनका शरीर ब्रह्मतेजसे जाज्वल्यमान होता है जो स्वयं ब्रह्मरूपिणी होकर भी फिर ब्रह्मभावकी भावना करती है ॥ ७६ ॥ जो श्रीकृष्णके अंशसे उत्पन्न और जरत्कारु ऋषिकी पतिव्रता स्त्री हैं जो मुनिश्रेष्ठ आस्तीक मुनिकी माता हैं वह भी मूल प्रकृतिकी अंश है ॥ ७७ ॥

प्राप्त करनेमें समर्थ न हुए ॥ ५५ ॥ ५६ ॥ किन्तु अन्तमे तपके फलसे वृन्दावनके काननमें जिनका दर्शन पाकर कृतार्थ हुए. हे वत्स नारद! वह यही पांचवीं प्रकृति है इन्हीको राधानामसे निर्देश करते है ॥ ५७ ॥ हे वत्स ! सब जगत्मे जितनी स्त्रियें वास करती है वह सभी श्रीराधाके अंश कला कलांश और अंशांशसे उत्पन्न हुई है ॥ ५८ ॥ हे वत्स नारद ! मूलप्रकृतिसे दुर्गादि जो पांच पूर्णतम प्रकृति उत्पन्न हुई हैं, उनका विषय कहा अब जो प्रकृतिकी अंशरूपा हैं उनका वृत्तान्त कहता हूं सुनो ॥ ५९ ॥ जो प्रधानांशस्वरूप भुवनपाविनी गंगा है जो विष्णुके पादपद्मसे उत्पन्न हुई हैं जो द्रवरूपा और सनातनी हैं ॥६०॥ जो पापियोके पापरूपी काष्ठ जलानेमें प्रज्वलित अनलस्वरूप हैं, जो स्नान और पानादि विषयमे सुखस्पर्शा है, जो जीवोंको निर्वाणपद प्रदान करती है ॥

यत्पादपद्मनखरद्दष्टयेचात्मशुद्धये॥नचदृष्टंचस्वप्नेपिप्रत्यक्षस्यापिकाकथा ॥ ५६ ॥ तेनैवतपसादृष्टाभुविवृंदावनेवने ॥ कथितापंचमीदेवीसा राधाचप्रकीर्तिता ॥ ५७ ॥ अंशरूपाःकलारूपाःकलांशांशांशसंभवाः॥ प्रकृतेःप्रतिविश्वेषुदेव्यश्चसर्वयोषितः ॥५८॥परिपूर्णतमाःपंचविद्यादेव्यःप्रकीर्तिताः ॥ यायाःप्रधानांशरूपावर्णयामिनिशामय॥५९॥प्रधानांशस्वरूपासागंगाभुवनपावनी ॥ विष्णुविग्रहसंभूताद्रवरूपासनातनी ॥६० ॥ पापिपापेध्मदाहायज्वलदग्निस्वरूपिणी ॥ सुखस्पर्शास्नानपानैर्निर्वाणपददायिनी ॥ ६१ ॥ गोलोकस्थानप्रस्थानसुखसोपानरूपिणी ॥ पवित्ररूपातीर्थानांसरितांचपरावरा ॥६२॥ शंभुमौलिजटामेरुमुक्तापंक्तिस्वरूपिणी ॥ तपःसंपादिनीसद्योभारतेषुतपस्विनाम्॥६३॥ चंद्रपद्मक्षीरनिभाशुद्धसत्त्वस्वरूपिणी॥निर्मलानिरहंकारासाध्वीनारायणप्रिया॥६४॥प्रधानांशस्वरूपाचतुलसीविष्णुकामिनी॥विष्णुभूषणरूपाचविष्णुपादस्थितासती ॥ ६५ ॥ तपःसंकल्पपूजादिसंघसंपादिनीमुने ॥ सारभूताचपुष्पाणांपवित्रापुण्यदासदा ॥ ६६ ॥

॥ ६१ ॥ जो गोलोक धाम जानेकी सुख सोपान हैं, जो सब तीर्थोमें पूततमतीर्थ हैं, जो सब स्रोतवतियोंमें प्रधान स्रोतवती हैं ॥ ६२ ॥ जो महादेवके मस्तक स्थित जटामे रुकी मुक्तापंक्ति हैं. जो इस कर्मक्षेत्रभारतवासी तपस्वियोंकी सद्यःसंभूत तपस्या हैं ॥ ६३ ॥ जिनकी प्रभा पूर्ण चन्द्रके समान, श्वेतकमलके समान और दूधके समान धवल वर्ण है जो विशुद्ध सत्त्वस्वरूपिणी, निर्मल अहंकारहीन साध्वी और नारायणकी प्रिया है वह त्रिभुवन पावनी गंगा मूलप्रकृतिका अंश हैं ॥ ६४ ॥ विष्णुकामिनी देवी तुलसी हैं जो नारायणकी अलंकृतिरूपा है जो सदा नारायणके चरणकमलोमे अवस्थान करती है ॥ ६५ ॥ क्या तपस्या, क्या संकल्प, क्या पूजादि कार्य, समस्तकार्य जिनके द्वारा संपादित होते हैं. जो पुष्पोमे प्रधान पवित्र और पुण्यदायिनी हैं ॥ ६६ ॥

जो श्रेष्ठसे भी श्रेष्ठतम सबकी सारभूत सर्वोत्कृष्ट सबकी आदि सनातनी परमानन्दस्वरूप धन्या मान्या और सबकी पूजिता हैं ॥४६॥ जो परमात्मा श्रीकृष्णके रासकी क्रीडाकी अधिदेवी है जिनसे रासमंडलकी उत्पत्ति हुई है जो रासमण्डलकी भूषणस्वरूप है ॥४७॥ जो रासेश्वरी रसिकोमे अग्रगण्य और सदा रासावासमें स्थिति करती है गोलोकधाम जिनका निवासस्थान है जिनसे सब गोपिये उत्पन्न हुई हैं ॥ ४८ ॥ जो परमानन्द परमसन्तोप और परमहर्षरूपा है जो सत्त्वादि तीनो गुणोंसे अतीत पदार्थ और निराकार हैं किन्तु निर्लिप्तभावसे सर्वत्र अवस्थान करती हैं जो सबकी आत्मास्वरूप हैं ॥ ४९ ॥ जो सब विषयोंमें ही निश्चेष्ट और अहंकार रहित है, जो भक्तोंपर अनुग्रह करनेके लियेही केवल शरीर धारण करती हैं विचक्षण पण्डितगण केवल वेदोक्त ध्यानद्वारा जिनकी महिमा पाठ करते है ॥ ५० ॥ सुरेन्द्र और मुनीन्द्रगण जिनको कभी चक्षुसे नहीं देखते जिनके अग्निमें न जलनेवाला लाल वस्त्र है और सर्वाङ्ग अनेक प्रकारके अलंकारोंसे

परावरासारभूतापरमाद्यासनातनी ॥ परमानंदरूपाचधन्यामान्याचपूजिता ॥ ४६॥ रासक्रीडाधिदेवीश्रीकृष्णस्यपरमात्मनः ॥ रासमंडल संभूतारासमंडलमंडिता॥ ४७ ॥ रासेश्वरीसुरसिकारासावासनिवासिनी ॥ गोलोकवासिनीदेवीगोपीवेषविधायिका ॥ ४८ ॥ परमाह्लादरूपाचसंतोषहर्षरूपिणी ॥ निर्गुणाचनिराकारानिर्लिप्ताऽऽत्मस्वरूपिणी ॥ ४९ ॥ निरीहानिरहंकाराभक्तानुग्रहविग्रहा ॥ वेदानुसारिध्यानेनविज्ञातासाविचक्षणैः ॥ ५० ॥ दृष्टिदृष्टानसाचेशैः सुरेन्द्रैर्मुनिपुंगवैः ॥ वह्निशुद्धांशुकधरानानालंकारभूषिता ॥ ५१ ॥ कोटिचंद्रप्रभापुष्टसर्वश्रीयुक्तविग्रहा॥श्रीकृष्णभक्तिदास्यैककराचसर्वसंपदाम्॥५२॥अवतारेचवाराहेवृषभानुसुताचया॥यत्पादपद्मसंस्पर्शपवित्राचवसुंधरा॥५३॥ ब्रह्मादिभिरदृष्टायासर्वैर्दृष्टाचभारते ॥ स्त्रीरत्नसारसंभूताकृष्णवक्षस्थलेस्थिता ॥ ५४ ॥ यथांबरेनवघनेलोलासौदामनीमुने ॥ षष्टिवर्षसहस्राणिप्रतप्तंब्रह्मणापुरा ॥ ५५ ॥

विभूषित है ॥ ५१ ॥ जिनके शरीरकी कान्ति देखनेसे बोध होता है कि, एकहीबार करोडचन्द्रमा उदय हुए हैं जो कृष्णदास्य कृष्णभक्ति और सब संपत्तिकी दान करनेवाली हैं ॥५२॥ जो वराहकल्पमें अर्थात् वाराहावतारसमयमें व्रजवासी वृषभानु नामक गोपके कन्यारूपमें अवतीर्ण हुई थीं वसुन्धरा जिनके चरणकमलोंके स्पर्शसे पवित्र होतीहै ॥ ५३ ॥ जो ब्रह्मादि देवताओंको भी अदृष्ट है भारतवर्षमें आय वृन्दावनमें जिनको सब सुखसे देखते है जो स्त्रीरत्नोंमें श्रेष्ठ रत्न हैं जिनके श्रीकृष्णकी छातीमें वास करनेसे बोध होता है ॥ ५४ ॥ मानों आकाशस्थित नीले वादलोंमें बिजली विराजमानहै पूर्वकालमें ब्रह्माजीने जिनके चरणनखको देखकर आत्माको पवित्र करनेके लिये साठहजार वर्ष घोर तपस्या की थी किन्तु चरणनखका प्रत्यक्ष देखना तो दूर रहा स्वप्नमें भी जिनका दर्शन

यह सबकी सिद्धि और विद्यास्वरूप है यह सदा सबको सिद्धि प्रदान करती हैं इनके न होनेसे जगत्के सम्पूर्ण ब्राह्मण निरन्तर मृत मनुष्यके समान मूक (गूँगे) होते है ॥ ३६ ॥ वेदमे जो जगदम्बिकाको तीसरी देवी कहकर वर्णन किया है यही वह तीसरी देवी सरस्वती है यह मैंने उनकी कथा वर्णन की अब शास्त्रानु सार अपरादेवीका माहात्म्य वर्णन करता हूं सुनो ॥ ३७ ॥ जो चार वर्णकी जननी जो सम्पूर्ण वेदाङ्ग और सब छन्दोकी उत्पत्तिका निदान हैं जो संध्यावंदन मंत्र और तंत्रका स्थानीय बीज हैं, जो स्वयं सब विषयमे पण्डित हैं ॥ ३८ ॥ जो स्वयं तपस्विनी होकरभी ब्राह्मणोकी जाति और तपःस्वरूप है, जो ब्रह्मण्य तेज और सर्वप्रकार संस्कार स्वरूप है ॥ ३९ ॥ जो स्वयं पवित्ररूपा, सावित्री और गायत्रीनामसे कहीजाती है, जो सदा ब्रह्मलोकमें वास करती हैं, सर्वतीर्थ पवित्र होनेके लिये जिनके स्पर्शकी प्रार्थना करते है ॥ ४० ॥ जिनका शुद्ध स्फटिकके समान शुभ्रवर्ण है, जो स्वयं शुद्ध सत्वस्वरूपा परमानंद स्वरूपा

सिद्धिविद्यास्वरूपाचसर्वसिद्धिप्रदासदा ॥ ययाविनातुविप्रौघोमूकोमृतसमःसदा ॥ ३६ ॥ देवीतृतीयागदिताश्रुत्युक्ताजगदंबिका ॥
यथागमंयथाकिंचिदपरांत्वंनिबोधमे ॥ ३७ ॥ माताचतुर्णांवर्णानांवेदांगानांचछंदसाम् ॥ संध्यावंदनमंत्राणांतंत्राणांचविचक्षण ॥ ३८ ॥
द्विजातिजातिरूपाचजपरूपातपस्विनी ॥ ब्रह्मण्यतेजोरूपाचसर्वसंस्काररूपिणी ॥ ३९ ॥ पवित्ररूपासावित्रीगायत्रीब्रह्मणःप्रिया ॥ तीर्थानियस्याःसंस्पर्शंवांछंतिह्यात्मशुद्धये ॥ ४० ॥ शुद्धस्फटिकसंकाशाशुद्धसत्त्वस्वरूपिणी ॥ परमानंदरूपाचपरमाचसनातनी ॥ ४१ ॥
परब्रह्मस्वरूपाचनिर्वाणपददायिनी॥ब्रह्मतेजोमयीशक्तिस्तदधिष्ठातृदेवता॥४२॥ यत्पादरजसापूतंजगत्सर्वंचनारद॥देवीचतुर्थीकथितापंचमींवर्णयामिते ॥ ४३ ॥ पंचप्राणाधिदेवीयापंचप्राणस्वरूपिणी ॥ प्राणाधिकप्रियतमासर्वाभ्यःसुंदरीपरा ॥ ४४ ॥ सर्वयुक्ताचसौभाग्यमानिनीगौरवान्विता ॥ वामांगार्धस्वरूपाचगुणेनतेजसासमा ॥ ४५ ॥

सर्वश्रेष्ठ और सनातनी हैं ॥ ४१ ॥ जो परब्रह्मरूपिणी और मोक्षदायिनी हैं जो ब्रह्मकी तेजोमयी शक्ति और ब्रह्मतेजकी अधिष्ठात्री देवता है ॥ ४२ ॥ जिनके चरणरेणुके स्पर्शसे सम्पूर्णजगत् पवित्र होता है वह देवी सावित्रीही चौथी प्रकृति हैं हे वत्स नारद!अब तुमसे पाँचवीं शक्ति देवी राधिकाका विषय वर्णन करता हूं सुनो ॥ ४३ ॥ जो पंचप्राणकी अधिष्ठात्री देवी हैं जो स्वयं सबको जीवन स्वरूप जो श्रीकृष्णको प्राणोसे भी अधिक प्रिय है जो सब प्रकृति देवियोंसे अधिकसुन्दरी और सर्व श्रेष्ठहैं ॥ ४४ ॥ जो सब पदार्थमे विद्यमान रहती है, जो सौभाग्यके गर्वसे अत्यन्त गर्वित है जिनके गौरवकी सीमा नहीं है जो श्रीकृष्णका वामाङ्गस्वरूप है क्या गुण क्या तेजमें कोई उनकी अपेक्षा अधिक नहीं है ॥ ४५ ॥

कीर्तिरूप और बलवान् राजाओंका प्रभाव स्वरूप है ॥२७॥अधिक क्या कहूं । यह स्थिर जानो कि,यह निरन्तर परोपकारव्रतरत साधुओंके अन्तरमें दयारू
पसे,वैश्योंमे वाणिज्य रूपसे और पापात्माओंके घरमे कलहके अंकुरस्वरूपसे विराजमान है ॥२८॥ वास्तवमे इस लक्ष्मीरूपा दूसरी शक्तिको सम्यक्प्रकार जग
त्की पूजनीय और वन्दनीय जानना चाहिये,अब परमेश्वरकी ज्ञानाधिष्ठात्री,वाक्य बुद्धि और विद्यारूप तीसरी शक्तिके अवतारका विषय कुछेक कहता हूं सुनो
॥२९॥जो इस अनन्तविश्वकी समस्त विद्यास्वरूप है जो महाशक्ति परमात्मा मनुष्यके हृदयमें बुद्धिरूपसे अवस्थित होकर मेधा ग्रंथधारण सामर्थ्य,कविताशक्ति,
स्मृतिशक्ति, और प्रतिभाशक्ति कार्यकालमे तत्तद् विषयकी स्फूर्ति प्रदान करती है,उस तीसरी अवतारशक्तिका नाम सरस्वती है॥३०॥ सुधीपुरुषको किसी विष
यमें सन्देह होनेपर यही उसका वह दुर्बोध व्याख्या अर्थ ध्यानमें स्थित करके सब संशय छेदन और नाना विषयक सिद्धान्त सबका भिन्न भिन्न प्रकारसे अर्थ

वाणिज्यरूपावणिजांपापिनांकलहांकुरा ॥ दयारूपाचकथितावेदोक्तासर्वसंमता ॥ २८ ॥ सर्वपूज्यासर्ववंद्याचाऽन्यांमत्तोनिशामय ॥ वाग्बु
द्धिविद्याज्ञानाधिष्ठात्रीचपरमात्मनः ॥२९॥ सर्वविद्यास्वरूपायासाचदेवीसरस्वती ॥ साबुद्धिःकवितामेधाप्रतिभास्मृतिदानृणाम् ॥ ३० ॥
नानाप्रकारसिद्धांतभेदार्थकलनामता॥व्याख्याबोधस्वरूपाचसर्वसंदेहभंजिनी॥३१॥विचारकारिणीग्रंथकारिणीशक्तिरूपिणी॥ स्वरसंगीतसं
धानतालकारणरूपिणी ॥३२॥ विषयज्ञानवाग्रूपाप्रतिविश्वोपजीविनी ॥ व्याख्यावादकरीशांतावीणापुस्तकधारिणी ॥३३॥ शुद्धसत्त्वस्वरू
पाचसुशीलाश्रीहरिप्रिया ॥ हिमचंदनकुंदेंदुकुमुदांभोजसन्निभा ॥ ३४ ॥ यजंतीपरमात्मानंश्रीकृष्णंरत्नमालया ॥ तपःस्वरूपातपसांफलदा
त्रीतपस्विनाम् ॥ ३५ ॥

संकलन कर देती है॥३१॥हेवत्स! पण्डितोंकी ग्रंथकरणशक्ति वा विचारशक्ति अथवा संगीत व्यवसायीगणोंकी स्वरसंगीतका सन्धान या ताललयादि इस महाश
क्तिको इन सबकाही कारण जानना चाहिये ॥३२ ॥ यह महादेवीही समस्त शास्त्रकी व्याख्या और वाद अर्थात् वितर्क रूप है, इनकोही ब्रह्माण्डस्थ जीवोंकी
स्वस्वविषयमे ज्ञानरूपा और वाक्यरूपा जानना चाहिये,अधिक क्या!इस महाशक्तिको अवलम्बन करकेही जीवगण अपनी अपनी जीवनयात्रा निर्वाह करते
है "मैही सब विद्याका आधार भूमि हूं"सब जीवोंको यह विदित करनेके लिये ही इन महादेवी सरस्वतीने एक हाथमे वीणा और दूसरे हाथमें पुस्तक धारण की
है॥३३॥यह शुद्ध–सत्त्व--स्वरूप सुशील और श्रीहरिकी अत्यन्त प्रियतमा है इनका वर्ण हिमशिला चन्दन कुन्द चन्द्र कुमुद और श्वेत कमलके समान गौर है
॥३४॥यह सदा रत्नकी माला लेकर परमात्मा श्रीकृष्णके नामका जप करती है यह तपस्वरूप और तपस्वियोंको तपका फल देती है॥ ३५ ॥

हे वत्स । मैने उन अनन्तगुणमयी भगवती दुर्गाकी जो सब गुणगाथा वर्णन की यह श्रुतिवर्णित प्रसिद्ध गुणराशिमें कुछेक अंशमात्र है. क्योंकि वेदही जब उसके अनन्त गुणग्राम वर्णन करके शेष नहीं कर सकते तब इस विश्वमें ऐसी किसकी सामर्थ्य है जो उसके सम्पूर्ण गुणोंकी महिमा वर्णन करनेमें समर्थ हो तो केवल इतनाही जानो कि मैंने जो कुछ कहा है उसमें कहीं शास्त्रका मत अतिक्रम करके नहीं कहा सो जो हो उन परमेश्वरकी पराशक्तिके पांच अवतारोंमेंसे तुमने दुर्गारूपा प्रथमाशक्तिका माहात्म्य कुछेक सुना अब उसकी शक्तिके अवतार माहात्म्यका विषय कुछेक वर्णन करता हूं सुनो ॥ २१ ॥ परमात्माको द्वितीय अवताररूपा शक्तिका नाम पद्मा लक्ष्मी है यह विशुद्ध सत्वस्वरूपा और यह महाशक्तिही परमात्मा कृष्णके सम्पूर्ण ऐश्वर्यकी अधिष्ठात्री देवता है ॥ २२ ॥ यह परममनोहर मूर्ति लक्ष्मी रूपा महादेवी अतिशय जितेन्द्रिय है अतएव यह अतीव शान्तप्रकृति सुशील और समस्त मंग

उक्तःश्रुतौश्रुतगुणश्चातिस्वल्पोयथागमम् ॥ गुणोऽस्त्यनंतोऽनंतायाअपरांचनिशामय ॥ २१ ॥ शुद्धसत्त्वस्वरूपायापद्मासापरमात्मनः ॥ सर्वसंपत्स्वरूपासातदधिष्ठातृदेवता ॥ २२ ॥ कांताऽतिदांताशांताचसुशीलासर्वमंगला ॥ लोभमोहकामरोषमदाहंकारवर्जिता ॥ २३ ॥ भक्तानुरक्तापत्युश्चसर्वाभ्यश्चपतिव्रता ॥ प्राणतुल्याभगवतःप्रेमपात्रंप्रियंवदा ॥ २४ ॥ सर्वसस्यात्मिकादेवीजीवनोपायरूपिणी ॥ महालक्ष्मीश्चवैकुंठेपतिसेवारतासती ॥ २५ ॥ स्वर्गेचस्वर्गलक्ष्मीश्चराजलक्ष्मीश्चराजसु ॥ गृहेषुगृहलक्ष्मीश्चमर्त्यानांगृहिणांतथा ॥ २६ ॥ सर्वप्राणिषुद्रव्येषुशोभारूपामनोहरा ॥ कीर्तिरूपापुण्यवतांप्रभारूपानृपेषुच ॥ २७ ॥

लकी आधार भूमि है. अचंभेकी बात यही है कि ऐसे असाधारण गुण होनेपरभी लोभ, मोह, काम, क्रोध, अहंकार कोई शत्रु उसको स्पर्श करनेमे समर्थ नहीं होता ॥ २३ ॥ यह महादेवी निजपति और भक्तोंपर अत्यन्त अनुरक्त है विशेषकर वह निरन्तर प्रियम्वदा होनेसे भगवानके प्राणके समान प्रीतिभाजन होती है, इन सब असामान्य गुणोके कारण इसने पतिव्रताओमे प्रधान आसन ग्रहण किया है ॥ २४ ॥ यह महाशक्ति जीवोकी जीवन रक्षाके लिये एकांशमें शस्यरूपिणी है किन्तु स्वरूपसे यह जगत्मे सती धर्मका आदर्शरूप होकर महालक्ष्मी रूपसे वैकुण्ठधाममे निरन्तर निजपति वैकुण्ठ नाथकी पदसेवामें निरत रहती है ॥ २५ ॥ हे वत्स ! यह महाशक्ति रूपिणीही स्वर्गधामकी स्वर्गलक्ष्मी राजाओकी राजलक्ष्मी और मर्त्य लोकमे पुण्यवान् पुरुषोकी गृहलक्ष्मी है ॥ २६ ॥ हे नारद । सम्पूर्ण प्राणियोमे और सम्पूर्ण द्रव्य समूहमे जो मनोहर शोभा दिखाई देती है, वह समस्तही यह है. यही पुण्यात्माओकी

तदन्तर सृष्टि-विषयक भिन्न भिन्न कार्य संपादन करनेके लिये हो, वा भक्तोंपर अनुग्रह करनेके लिये हो, अपने शरीरसे निज इच्छासे भक्तानुग्रहरूप॥ १३ ॥ पांच शक्ति मूर्ति उत्पादन करीं. यद्यपि यह पंच शक्तिही जगतकी सर्व प्रधान कहकर विख्यातहै किन्तु तो भी इनमे जो दुर्गानामसे प्रसिद्ध है, यही सर्व मंगलमयी पूर्णब्रह्मस्वरूपिणी है. क्योंकि परमात्मा श्रीकृष्ण जीवोंका मंगलसाधन करनेके लिये इस दुर्गाशक्तिके गर्भसेही गणेशरूपमे आविर्भूत होते है इस कारण यही विश्व जगतमे विष्णुमाया नारायणी सब जीवोंका आश्रयरूप कही जाती है वास्तवमें यह दुर्गाशक्तिही परममंगलमय परब्रह्म कृष्णकी प्रियतमारूप शक्ति है ॥ १४ ॥ हे वत्स ! तुमसे अधिक और क्या कहूं ? यही स्थिर जानो कि, यह सर्वमंगलस्वरूप सनातनी भगवती दुर्गादेवीही सबकी अधिष्ठात्री देवता है इसी कारण क्या ब्रह्मादि देवतागण क्या मुनिगण क्या मनुष्यगण सभी उनका अर्चन और स्तवादि करते हैं॥ १५ ॥ इस भगवती दुर्गाके भाग्यवश एकबार प्रसन्न होनेपर यह शरणागत भक्तोंके सब शोक दुःखादि विनाश

तदाज्ञयापंचविधासृष्टिकर्मविभेदिका ॥ अथभक्तानुरोधाद्वाभक्तानुग्रहविग्रहा ॥ १३ ॥ गणेशमातादुर्गायाशिवरूपाशिवप्रिया॥नारायणीविष्णुमायापूर्णब्रह्मस्वरूपिणी ॥ १४ ॥ ब्रह्मादिदेवैर्मुनिभिर्मनुभिःपूजितास्तुता ॥ सर्वाधिष्ठात्रीदेवीसाशर्वरूपासनातनी॥ १५ ॥ धर्मसत्यापुण्यकीर्तियशोमंगलदायिनी॥सुखमोक्षहर्षदात्रीशोकार्तिदुःखनाशिनी ॥ १६ ॥ शरणागतदीनार्तपरित्राणपरायणा ॥ तेजःस्वरूपापरमातदधिष्ठातृदेवता ॥ १७ ॥ सर्वशक्तिस्वरूपाचशक्तिरीशस्यसंततम् ॥ सिद्धेश्वरीसिद्धिरूपासिद्धिदासिद्धिरीश्वरी ॥ १८ ॥ बुद्धिर्निद्राक्षुत्पिपासाछायातंद्रादयास्मृतिः ॥ जातिःक्षांतिश्चभ्रांतिश्चशांतिःकांतिश्चचेतना ॥ १९ ॥ तुष्टिःपुष्टिस्तथालक्ष्मीर्धृतिर्मायातथैवच ॥ सर्वशक्तिस्वरूपासाकृष्णस्यपरमात्मनः ॥ २० ॥

करके धर्म. चिरस्थायिनी कीर्ति, परमपवित्र मंगलमय यश एवं आनन्दादि समस्त सुख और मोक्षपर्यन्त देती है ॥ १६ ॥ यह नितान्त शरणागत दीन भक्तोंका परम आश्रयस्वरूप होकर उनकी सब विपदजालसे रक्षा करती है वास्तवमें इसकोही परमात्मा श्रीकृष्णके अन्तःकरणकी अधिष्ठात्रीरूपा तेजोमयी पराशक्ति जानना चाहिये ॥ १७ ॥ यह सर्वशक्तिस्वरूप भगवती दुर्गाही परमात्मा परमेश्वरकी नित्य संगिनी पराशक्ति है यही समस्त सिद्धपुरुषोंकी परमाराध्य है अठारह सिद्धि इसकेही हाथमे है, यही आराधनासे संतुष्ट होकर भक्तोंको अभिलषित सिद्धिप्रदान करती है ॥ १८ ॥ यह महादेवीही जगत्मे स्थित जीवोंकी बुद्धि, निद्रा, क्षुधा, पिपासा, छाया, तन्द्रा, दया, स्मृति, जाति, क्षान्ति, भ्रान्ति, शान्ति, कान्ति, चेतना॥ १९ ॥ तुष्टि, पुष्टि, लक्ष्मी और धृतिरूपा है यही वेदादि शास्त्रमे विश्वस्वरूपिणी महामाया कहकर कीर्तित हुई है, फलतः यह जगदाराध्य शक्तिही परमात्मा कृष्णकी स्वरूपाशक्ति है ॥ २० ॥

सत्वगुणमें वर्तित है. विक्षेपतादोष होनेके कारण रजोगुण मध्यमें है. अतएव 'कृ' शब्दको रजोगुणमें प्रवर्तित होनेसे मध्यम जानना चाहिये. तमोगुण ज्ञानका आवरक होनेसे कारण अधमनामसे विख्यात है "ति" शब्द तमोगुण बोधक है ॥६॥ अतएव निरतिशयरूपमें आवरण विक्षेपादि दोषरहित वह गुणातीत चिन्मयी ब्रह्मरूपिणी जब उल्लिखित लक्षणाक्रान्त तीनोगुणोंसे मिलित होकर सर्वशक्तियुक्त होती है तिसीसमय सृष्टिकार्यमें प्रधान है. इसीलिये उनको प्रकृति कहा जाता है ॥७॥ हे वत्स नारद ! प्रकृति शब्दकी सलक्षण व्युत्पत्ति फिर कहता हूं सुनो सृष्टिकी पूर्व अवस्थाका नाम "प्र" और कृति शब्द सृष्टिवाचक है. अतएव जो सृष्टिके पहिलेभी देदीप्यमान रहती है; वह महादेवीही प्रकृतिनामसे कही गई है ॥ ८ ॥ इसका तात्पर्य यही है कि, वह निरञ्जनदेव परमात्मा सृष्टिकार्यके निमित्त अपनी योगमायाके प्रभावसे दो प्रकार आविर्भूत होते हैं, उन्हींके दक्षिणार्द्धभागका नाम पुरुष, और वामार्द्धभागका नाम प्रकृति है ॥९॥ अतएव हे वत्स उन प्रकृतिदेवीको नित्य ब्रह्मरूपा सनातनी जानना चाहिये. वस्तुतः जिसप्रकार अग्नि और उसकी दाहिका शक्ति दोनों परस्पर भिन्न स्थित नहीं है इसप्रकार

त्रिगुणात्मकस्वरूपायासाचशक्तिसमन्विता ॥ प्रधानासृष्टिकरणेप्रकृतिस्तेनकथ्यते ॥ ७ ॥ प्रथमेवर्ततेप्रश्चकृतिश्चसृष्टिवाचकः ॥ सृष्टेरादौच यादेवीप्रकृतिःसाप्रकीर्तिता ॥ ८ ॥ योगेनात्मासृष्टिविधौद्विधारूपोबभूवसः ॥ पुमांश्चदक्षिणार्धांगोवामार्धाप्रकृतिःस्मृता ॥ ९ ॥ साचब्रह्मस्वरूपाचनित्यासाचसनातनी ॥ यथात्माचतथाशक्तिर्यथाग्नौदाहिकास्थिता ॥ १० ॥ अतएवहियोगीन्द्रैःस्त्रीपुंभेदोनमन्यते॥ सर्वंब्रह्ममयंब्रह्मञ्छश्वत्सदपिनारद ॥ ११ ॥ स्वेच्छामयस्येच्छयाचश्रीकृष्णस्यसिसृक्षया ॥ साऽऽविर्बभूवसहसामूलप्रकृतिरीश्वरी ॥ १२ ॥

॥१०॥ इसीलिये पुरुष और प्रकृतिको अभिन्न जानो. हे वत्स नारद ! तुम ब्रह्मके मानसपुत्र हो अतएव तुमको समझानेके लिये वहुत श्रम उठाना नहीं पडेगा ॥१०॥ इसीलिये योगेन्द्र पुरुष प्रकृति पुरुषको अभिन्न चक्षुसे देखते है फलतः एकमात्र वह नित्यनिरञ्जन चिदानंदमय ब्रह्मही निरन्तर प्रकृतिपुरुषरूपमें सर्वत्र विराजमान है. इस अनन्त विश्वब्रह्माण्डमें जो कुछ दिखाई देता है वह सर्वही ब्रह्ममय है, इस विश्व संसारमें ऐसा कोई पदार्थ नहीं है जो उस प्रकृति पुरुषात्मक ब्रह्मके विन क्षणकालकेलिये भी प्रकाश पा सके । ॥ ११ ॥ हे वत्स ! वह परब्रह्म निर्वचनीय महिमा शक्तिसंपन्न होनेपर भी मैने तुम्हारी शक्ति और ज्ञानका उदय होनेके लिये उनके किंचित्मात्र तत्त्वका वर्णन किया । इसप्रकार इच्छामय सर्व ज्ञानैश्वर्य शक्तिमान् उन कृष्ण परमात्माको सृजनाभिलाषात्मिका इच्छाके उदय होतेही सहसा वह मूलप्रकृति ( स्वरूप पराशक्ति ) प्रथम सर्व नियन्त्री भगवतीरूपमे ( साम्यावस्थ मायोपहित ब्रह्मरूपिणी होकर ) प्रादुर्भूत हुई ॥ १२ ॥

दोहा—भाल विन्दु केशर लसत, करुणासार शृंगार ॥ फुल्लकमललोचन विमल, वन्दौं वारंवार ॥ १ ॥
जगदम्बाके चरणगह, नारायण संवाद ॥ सो सब भाषा कर लिखत, वुध ज्वालाप्रसाद॥ २ ॥

भगवान् नारायण नारदजीसे बोले हे वत्स ! जो वेदादि सब शास्त्रोंमेंही त्रिगुण साम्यावस्था मायाशवलित परब्रह्मरूपिणी प्रकृतिनामसे विख्यात हैं वह पराप्रकृतिही सृष्टिके समयमें गणेश जननी, दुर्गा, राधा, लक्ष्मी, सरस्वती और सावित्री इन पंचमूर्तिमें आविर्भूत होती है ॥ १ ॥ नारायणके मुखसे यह बात सुनतेही नारदजीने कहा हे भगवन् ! जो पुरुष इस जगत्में ज्ञानी कहकर प्रसिद्ध हैं. आप उन सबमें अग्रणीय हैं साधुता वा ज्ञानवत्तादि सभी आपमें जाज्वल्यमान रहती हैं. अतएव आप अनुग्रह पूर्वक कहिये कि, वह मूलप्रकृति कौन है ? अर्थात् वह चैतन्यरूपिणी है वा जडात्मिका ? क्योंकि मैंने सुना है कि "मायाशवलित ब्रह्मही प्रकृति नामसे कहा जाताहै" जो हो. आप उसके लक्षणप्रकाश करके कहिये तो मैं सब समझ लूंगा. और एक बात यह है कि, उस मूलप्रकृतिके आविर्भा

श्रीगणेशायनमः ॥ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ ॥ गणेशजननीदूर्गाराधालक्ष्मीःसरस्वती ॥ सावित्रीचसृष्टिविधौप्रकृतिःपंचधास्मृता ॥ १ ॥
नारदउवाच ॥ आविर्वभूवसाकेनकावासाज्ञानिनांवर॥किंवातल्लक्षणंसाधोवभूवपंचधाकथम् ॥ २ ॥ सर्वासांचरितंपूजाविधानंगुणईप्सितः ॥
अवतारःकुत्रकस्यास्तन्मेव्याख्यातुमर्हसि ॥ ३ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ प्रकृतेर्लक्षणंवत्सकोवावक्तुंक्षमोभवेत् ॥ किंचित्तथापिवक्ष्यामियच्छु
तंधर्मवक्र तः ॥ ४ ॥ प्रकृष्टवाचकःप्रश्चकृतिश्चसृष्टिवाचकः ॥ सृष्टौप्रकृष्टायादेवीप्रकृतिःसाप्रकीर्तिता ॥ ५ ॥ गुणेसत्त्वेप्रकृष्टेचप्रशब्दोवर्त
तेश्रुतः ॥मध्यमेरजसिकृश्चतिशब्दस्तमसिस्मृतः ॥ ६ ॥

वका कारण क्या है ? विशेपकर उनका पांच मूर्तियोंमेंही आविर्भाव क्यों होता है ? ॥ २ ॥ विशेपतः उन अवतीर्ण दुर्गा इत्यादि पंचमूर्तिमें प्रत्येककी चारित्र गाथा पूजाविधि और उनकी पूजाका क्या फल है ? और उनमें कौन कौन मूर्ति किस किस स्थलमें अवतीर्ण हुई थी ? यह आप वर्णन कीजिये ॥ ३ ॥ नारायणने कहा हे वत्स ! इस विश्वसंसारमें ऐसा कौनहै कि, जो सम्पूर्ण रूपसे प्रकृतिके लक्षण कहनेमें समर्थ हो ? किन्तु तौभी मैंने अपने पिता धर्मकेमुखसे जो कुछ सुना है, वह किंचित् कहता हूं सुनो ॥ ४ ॥ 'प्र' यह उपसर्ग प्रकृतिवाचक और "कृति" यह पद सृष्टिवाचक है, अतएव जो सृष्टिविपयमें प्रकृष्टरूप है, वही महादेवी प्रकृतिनामसे प्रसिद्ध हैं ॥ ५ ॥ हे वत्स ! तुमसे प्रकृतिशब्दका यह जो व्युत्पत्तिलक्षण कहा, यह तटस्थ लक्षण मात्र है अब उसके स्वरूपका लक्षण कहता हूं, सावधान हो सुनो, तीनों गुणोंमें सत्वगुणको विमल और ज्ञानप्रकाश करनेके कारण सर्वोत्कृष्ट जानना चाहिये. सुतरां "प्र" शब्द प्रकृष्टार्थबोधक

॥ अथ श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते नवमस्कंधः प्रारभ्यते ॥

पुत्र पौत्रकी वृद्धि होती है ॥ ६४ ॥ वह निःसन्देह देवीका भक्त होता है. यह तुमसे नरकक उद्धारलक्षणवाला धर्म कहा ॥ ६५ ॥ महादेवीका पूजन सब मंगलकारक है. हे मुने ! इसीप्रकार महीनोंके क्रमसे मधूकपूजन करना ॥ ६६ ॥ जो सब प्रकार यह मधूक पूजन करता है वह पापरहित होता है उसको कोई रोगादि बाधाका भय नहीं होता ॥ ६७ ॥ इसके उपरान्त प्रकृतिस्वरूपिणी महादेवीके अपर पंचक कीर्त्तन करेंगे उसके नामरूप और उत्पत्ति आदि समुदाय

देवीभक्तोभवत्येवनाऽत्रकार्याविचारणा ॥ इत्येवंतेसमाख्यातं नरकोद्धारलक्षणम् ॥ ६५ ॥ पूजनंहिमहादेव्याःसर्वमंगलकारकम् ॥ मधूकपूजनंतद्वन्मासानांक्रमतोमुने ॥ ६६ ॥ सर्वसमाचरेद्यस्तुपूजनंमधुकाह्वयम् ॥ नतस्यरोगबाधादिभयमुद्भवतेऽनघ ॥ ६७ ॥ अथाऽन्यदपिवक्ष्यामिप्रकृतेःपंचकंपरम् ॥ नाम्नारूपेणचोत्पत्त्याजगदानंददायकम् ॥ ६८ ॥ साख्यानंचसमाहात्म्यंप्रकृतेःपंचकंमुने ॥ कुतूहलकरंचैवश्रृणुमुक्तिविधायकम् ॥ ६९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यांसंहितायांवैयासिक्यांसमाराधनविधानेऽष्टमस्कंधेदेवीपूजननिरूपणं नामचतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥ ॥ स्कंधश्चायंसमाप्तः ॥ ८ ॥ ॥ ॥ ॥

नदाग्निवसुभिः ( ८३९ ) पद्यैर्द्वैपायनमुखच्युतैः ॥ देवीभागवस्याऽस्याष्टमःस्कंधउदीरितः ॥ १ ॥

जगत्को आनंददायक हैं ॥ ६८ ॥ हे मुने ! आख्यान और माहात्म्यके सहित यह प्रकृतिपंचकश्रवण करो यह कौतूहलकारी और मुक्तिका विधायक है ॥६९॥

"इसमें विराट्स्वरूप वर्णन कर पश्चात् एकस्वरूपसे उपासना कही है सो विस्तारपूर्वक अष्टमस्कन्ध ( ८३९ ) श्लोकोंमें कहा है"

इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टादशसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां पंडितज्वालाप्रसादमिश्रकृतभाषाटीकायां समाराधनविधाने अष्टमस्कन्धे देवीपूजननिरूपणं नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥ स्कन्धश्चायं समाप्तः ॥ ८ ॥ शुभमस्तु ॥



॥ अथ श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते नवमस्कंधः प्रारभ्यते ॥



पर्वत, सरित्, समुद्र, द्वीप, ग्रह, नक्षत्र, इन्द्रिय सब आपही एक हो ॥ ३ ॥ जिसमें सांख्यादि आचार्योंने विशेष नामरूपादिकी कल्पना की है यह चौवीस तत्त्वादि संख्या जिस तत्त्वदृष्टिसे अपनी न होती है उस सांख्यसिद्धान्तरूप आपके निमित्त प्रणाम है ॥ ४ ॥ अर्यमा वर्षाधिपोंके सहित इस प्रकार देवेशकी स्तुति करतेहै और सब भूतोंके उत्पादक प्रभुको गानकर भजन करते है ॥५॥ उसके उत्तरकुरुओंमें भगवान् यज्ञपुरुष आदिवराह पृथ्वीदेवीसे सदा पूजे जाते है॥६॥ भगवान्को पूजनकर उनकी भक्तिसे आर्द्र हृदय होकर दैत्यमर्दन आदिवराहकी भगवती धरणी स्तुति करती है ॥ ७ ॥ भूमि बोली भगवान् मंत्रतत्त्वसे जानने योग्य यज्ञक्रतुरूप महायज्ञरूप शरीरवाले महावराह ( पृथ्वीके उद्धारक ) शुद्धयज्ञके अनुष्ठान करानेवाले तीन युगरूप आपको प्रणाम है [कलिमें यज्ञ च्छिन्न] ॥८ ॥ विद्वान् और चतुर पुरुष जिसके स्वरूपको देहेन्द्रियादि गुणोंमें लकडीमें अग्निके समान विवेक साधनवाले मनसे मथन करते है कर्म और उनके

यस्मिन्नसंख्येयविशेषनामरूपाकृतौकविभिःकल्पितेयम् ॥ संख्याययातत्त्वदृशापनीयतेतस्मैनमःसांख्यनिदर्शनायते ॥ ४ ॥ एवंस्तुवतिदेवेशमर्यमासहवर्षपैः ॥ गीयतेचाऽपिभजतेसर्वभूतभवंप्रभुम् ॥५॥ ततोत्तरेषुकुरुषुभगवान्यज्ञपूरुषः॥ आदिवाराहरूपोऽसौधरण्यापूज्यतेसदा ॥ ६ ॥ संपूज्यविधिवद्देवंतद्भक्त्याऽऽर्द्राऽऽर्द्रहृत्कजा ॥ भूमिःस्तौतिहरिंयज्ञवाराहंदैत्यमर्दनम्॥ ७ ॥ भूरुवाच ॥ ॐनमोभगवतेमंत्रतत्त्वलिंगाययज्ञक्रतवेमहाध्वरावयवायमहावराहायनमःकर्मशुक्लायत्रियुगायनमस्ते ॥८ ॥यस्यस्वरूपंकवयोविपश्चितोगुणेषुदारुष्विवजातवेदसम्॥ मथ्नंतिमथ्नामनसादिदृक्षवोगूढंक्रियार्थैर्नमईरितात्मने ॥ ९ ॥ द्रव्यक्रियाहेत्वयनेशकर्तृभिर्मायागुणैर्वस्तुभिरीक्षितात्मने ॥ अन्वीक्षयांगातिशयात्मबुद्धिभिर्निरस्तमायाकृतयेनमोऽस्तुते ॥ १० ॥ करोतिविश्वस्थितिसंयमोदयंयस्येप्सितंनेप्सितुमीक्षितुर्गुणैः ॥ मायायथायोभ्रमतेतदाश्रयंग्राव्णोनमस्तेगुणकर्मसाक्षिणे ॥ ११ ॥

फलसे भी गूढ आपको देखनेकी इच्छावाले ज्ञानसे जान्ते है ऐसे आपको प्रणाम है ॥ ९ ॥ विषय, इन्द्रियव्यापारहेतु—देवता, देह, काल,अहंकार इन मायाके गुण अर्थात् कार्यद्वारा जाना जाता हुआ जो आत्मा, और विचार पूर्वक यमनियमादिसे निश्चययुक्त बुद्धिवालोंद्वारा मायारहित आकृति करनेवाले आपके निमित्त प्रणाम है ॥ १० ॥ अयस्कान्तमणिसे जैसे लोह घूमता है इसी प्रकार माया अपने गुणोंसे परस्पर सहचारी कर अपने दर्शन गोचर उपस्थित होकर विश्वकी सृष्टि स्थिति और प्रलय करती है. इससे आपको कुछ भी अभिलाष नहीं है. एकमात्र जीवकेही निमित्त नितान्त अनिच्छाक्रमसे इच्छाका संवेश हुआ है यह आपका आत्मा उस अदृष्टका साक्षीमात्र है आपको प्रणाम है ॥ ११ ॥

युद्धमें निवारण करनेवाले दैत्यको मथन करके जो आदि वराह मुझ भूमिको अपनी डाढपर रखकर सागरसे निर्गत हुए और हस्तीकेसमान क्रीडा करते आप उन विभुको मैं प्रणाम करती हूं ॥१२॥ किंपुरुष वर्षमें सबके अधिपति दशरथपुत्र आदिपुरुष श्रीरामको सीतासहित महावीरजी स्तुति करते हैं ॥ १३ ॥ हनुमानजी कहते है उत्तमश्लोक भगवान्को प्रणाम है आर्योंके लक्षण और शीलवृत्त सम्पन्न संयत चित्तवाले लोकानुसारकार्यकारीके निमित्त प्रणाम है, साधुवादकी कसौटी ब्रह्मण्य देव महापुरुष महाभागके निमित्त प्रणाम है, जो विशुद्ध अनुभववाले एक अपने तेजसेही सब गुणोंकी जाग्रतादि अवस्थाके तिरस्कार करनेवाले प्रत्यक् शान्त, सुबु

प्रमथ्यदैत्यंप्रतिवारणंमृधेयोमांरसायाजगदादिसूकरः ॥ कृत्वाऽग्रदंष्ट्रेनिरगादुदन्वतःक्रीडन्निवेभःप्रणताऽस्मितंविभुम् ॥ १२ ॥ किंपुरुषेवर्षेऽस्मिन्भगवंतंदाशरथिंचसर्वेशम् ॥ सीतारामंदेवंश्रीहनुमानादिपूरुषंस्तौति ॥ १३॥ हनुमानुवाच ॥ ओंनमोभगवतेउत्तमश्लोकायनमइति॥ आर्यलक्षणशीलव्रतायनमउपशिक्षितात्मनेउपासितलोकायनमः ॥ साधुवादनिकषणायनमोब्रह्मण्यदेवायमहापुरुषायमहाभागायनमइति ॥ यत्तद्विशुद्धानुभवात्ममेकंस्वतेजसाध्वस्तगुणव्यवस्थम्॥प्रत्यक्प्रशांतंसुधियोपलंभनंह्यनामरूपंनिरहंप्रपद्ये ॥१४॥ मर्त्यावतारस्त्विहमर्त्यशिक्षणंरक्षोवधायैवनकेवलंविभोः ॥ कुतोऽन्यथास्याद्रमतः स्वआत्मनःसीताकृतानिव्यसनानीश्वरस्य ॥ १५॥ नवैसआत्मात्मवतांसुहृत्तमःसक्तस्त्रिलोक्यांभगवान्वासुदेवः ॥ नस्त्रीकृतंकश्मलमश्नुवीतनलक्ष्मणंचापिविहातुमर्हति ॥ १६ ॥ नजन्मनूनंमहतोनसौभगंनवाङ्नबुद्धिर्नाकृतिस्तोषहेतुः ॥ तैर्यद्विसृष्टानपिनोवनौकसश्चकारसख्येवतलक्ष्मणाग्रजः ॥ १७ ॥

द्धियोंके जानने योग्य अनामरूप, अहंकाररहित, वेदान्तके प्रसिद्ध.तत्व हैं उनकी शरण होता हूं॥१४॥हे विभो! आपका मनुष्यावतार लोकोंको शिक्षा करनेके निमित्त है केवल राक्षसोंके मारनेके निमित्तही नहीं है. नहीं तो अपने स्वरूपमें रमण करनेवाले आपको सीताके निमित्त विरहव्यसन क्यो करने पडते?यह दिखाया है कि, स्त्रीसंगका दुःख दुर्निवार है ॥१५॥ वह भगवान् वासुदेव आत्मज्ञानियोंके अतिशय सुहृद् त्रिलोकीमें किसी वस्तुमें आसक्त नहीं उनको स्त्रीका कश्मल प्राप्त नहीं होता न दुर्वासाके आनेके समय लक्ष्मणको त्यागते [ वाल्मीकि उत्तरकाण्ड देखो ] ॥१६॥ सत्कुलमें जन्म होना, रूप, सौभाग्य, वाणी, बुद्धि, कर्तव्य यह

भगवान्‌के संतोषका कारण नहीं उन्हें केवल भक्ति प्यारी है. देखो रामचन्द्रने इन ऊपर गुणोंसे रहित वनवासी वानरादिके साथ सख्यता की ॥ १७ ॥ सुर, असुर, नर, नारी कोई भी हो जो सर्वात्मासे थोडे भजनसे बहुत संतुष्ट होनेवाले मनुजाकार रामका भजन करते हैं वे मुक्त होते हैं कारण कि; वे सब उत्तर कोसलवासियोंको स्वर्गमें लेगये, श्रीनारायण बोले कि, इस प्रकार किंपुरुषवर्षमे सत्यसंध दृढव्रत कमललोचन रामको वानरोत्तम महावीरजी ॥ १८ ॥ १९ ॥ भक्तिपूर्वक स्तुति कर गाते और पूजते है जो इस पवित्र रामचन्द्रकी कथा सुन्ते हैं ॥ २० ॥ वह सब पापसे रहित हो शुद्ध होकर रामके लोकको जाते है ॥ ॥ २१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धे भाषटीकायां दशमोऽध्यायः ॥१०॥ श्रीनारायण बोले इस भारत वर्षमे आदिपुरुषरूपसे मै स्थित रहता हूं और आप इस प्रकार स्तुति करते हो॥ १ ॥ नारदजी बोले भगवान् शान्तिशीलके स्थान अहंकारहीन अकिंचनोंके धनरूप ऋषियोंमें श्रेष्ठ नारायण परमहंस परम

सुरोऽसुरोवाप्यथवानरोनरःसर्वात्मनायःसुकृतज्ञमुत्तमम् ॥ भजेतराममनुजाकृतिंहरिंयउत्तराननयत्कोसलान्दिवम् ॥१८॥ नारायणउवाच ॥ एवंकिंपुरुषेवर्षेसत्यसंधंदृढव्रतम् ॥ रामंराजीवपत्राक्षंहनुमान्वानरोत्तमः ॥ १९ ॥ स्तौतिगायतिभक्त्याचसंपूजयतिसर्वशः ॥ यएतच्छृणुयाच्चित्रंरामचंद्रकथानकम् ॥ २०॥ सर्वपापविशुद्धात्मायातिरामसलोकताम् ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेऽष्टमस्कंधेदशमोऽध्यायः ॥१०॥ श्रीनारायणउवाच ॥ भारताख्येचवर्षेऽस्मिन्नहमादिजपूरुषः ॥ तिष्ठामिभवताचैवस्तवनंक्रियतेऽनिशम् ॥ १ ॥ नारदउवाच ॥ ॐनमोभगवतेउपशमशीलायोपरतानात्म्यायनमोऽकिंचनवित्तायऋषिऋषभायनरनारायणायपरमहंसपरमगुरवेआत्मारामाधिपतयेनमोनमइति ॥ कर्तास्यसर्गादिषुयोनबध्यतेनहन्यतेदेहगतोपिदैहिकैः ॥ द्रष्टुर्नदृग्यस्यगुणैर्विदूष्यतेतस्मैनमोऽसक्तविविक्तसाक्षिणे ॥ २ ॥ इदंहियोगेश्वरयोगनैपुणंहिरण्यगर्भोभगवाञ्जगादयत् ॥ यदंतकालेत्वयिनिर्गुणेमनोभक्त्यादधीतोज्झितदुष्कलेवरः ॥ ३ ॥ यथैहिकामुष्मिककामलंपटःसुतेषुदारेषुधनेषुचिंतयन् ॥ शंकेतविद्वान्कुकलेवरात्ययाद्यस्तस्ययत्नःश्रमएवकेवलम् ॥ ४ ॥

गुरु आत्मारामोंके अधिपतिको प्रणाम हैं सृष्टिके आदिमें जो इस जगत्‌का कर्ता होकर भी कर्मसे बद्ध नहीं होता देहको प्राप्त होकर भी जो देहकी क्षुधा पिपासासे, अभिभूत नहीं होते द्रष्टा होकर भी जिसकी दृष्टि गुणोंसे दूषित नहीं होती ऐसे असक्त विविक्त साक्षी आपको प्रणाम है ॥ २ ॥ हे योगेश्वर ! यह आपके योग की निपुणता हिरण्यगर्भने कही है अभिमानरूप कलेवर त्यागन करते हुए अन्तमें जिसने आपका उच्चारण कर तुममें मन लगाया वही पार हो गया यही योग है ॥ ३ ॥ जैसे यहांके और परलोकके पदार्थोंके कामलम्पट पुरुष पुत्र दारा और धनकी चिन्तामें लगे रहते है और कुत्सित कलेवरकी मृत्युसे नाश होनेकी चिन्ता करते है यदि विद्वान् होकर भी कोई यह चिन्ता करे तो उसका ज्ञानमें श्रममात्र है ॥ ४ ॥

है अधोक्षज। आप अपनेमें स्वाभाविक प्रेमरूपयोग हमको प्रदान कीजिये, जिस योगसे हम आपकी मायासे इस कुकलेवरमें हुए अहंता, ममता, आदि दुर्भेद दुःखोंको नष्ट कर सकें ॥५॥ इस प्रकार मुनिश्रेष्ठ नारदजी सब सारके ज्ञाता अनामय नारायणकी सदा स्तुति करते हैं॥६॥इस भारतवर्षमें जो नदी पर्वत हैं हे राजन् ! उनको कहता हूं सुनो ॥७॥मलय, मंगलप्रस्थ, मैनाक, त्रिकूट, ऋषभ, कुटक, कोल्ल, सह्य, देवगिरि ॥८॥ ऋष्यमूक, श्रीशैल, व्यंकटाचल, महेन्द्र, वारिधार, विन्ध्य मुक्तिमान्, ऋक्षपर्वत ॥ ९ ॥ पारियात्र, द्रोण, चित्रकूट, गोवर्धन, रैवतक, ककुभ, नीलपर्वत ॥ १० ॥ गौरमुख, इन्द्रकील कामगिरि इनके सिवाय

तन्नःप्रभोत्वंकुकलेवरार्पितांत्वंमाययाहंममतामधोक्षज॥भिंद्यामयेनाशुवयंसुदुर्भिदांविधेहियोगंत्वयिनःस्वभावजम् ॥ ५ ॥ एवंस्तौतिसदादेवं नारायणमनामयम् ॥ नारदोमुनिशार्दूलःप्रज्ञाताखिलसारदृक् ॥ ६ ॥ अस्मिन्वैभारतेवर्षेसरिच्छैलास्तुसंतिहि ॥ तान्प्रवक्ष्यामिदेवर्षेशृणुष्वैकाग्रमानसः ॥ ७ ॥ मलयोमंगलप्रस्थोमैनाकश्चत्रिकूटकः ॥ ऋषभःकुटकःकोल्लः सह्योदेवगिरिस्तथा ॥ ८ ॥ ऋष्यमूकश्चश्रीशैलोव्यंकटाद्रिर्महेंद्रकः ॥ वारिधारश्चविंध्यश्चमुक्तिमानृक्षपर्वतः ॥ ९ ॥ पारियात्रस्तथाद्रोणश्चित्रकूटगिरिस्तथा ॥ गोवर्धनोरैवतकःककुभोनीलपर्वतः ॥ १० ॥ गौरमुखश्चेंद्रकीलोगिरिःकामगिरिस्तथा॥एतेचान्येप्यसंख्यातागिरयोबहुपुण्यदाः ॥११॥ एतदुत्पन्नसरितःशतशोथसहस्रशः॥ पानावगाहनस्नानदर्शनोत्कीर्तनैरपि ॥ १२ ॥ नाशयंतिचपापानित्रिविधानिशरीरिणाम् ॥ ताम्रपर्णीचंद्रवशाकृतमालावटोदका ॥ १३ ॥ वैहायसीचकावेरीवेणाचैवपयस्विनी ॥ तुंगभद्राकृष्णवेणाशर्करावर्तकातथा ॥ १४ ॥ गोदावरीभीमरथीनिर्विंध्याचपयोष्णिका ॥ तापीरेवाचसुरसानर्मदाचसरस्वती ॥ १५ ॥ चर्मण्वतीचसिंधुश्चअंधशोणौमहानदौ॥ ऋषिकुल्यात्रिसामाचवेदस्मृतिमहानदी ॥ १६ ॥ कौशिकीयमुनाचैवमंदाकिनीदृषद्वती ॥ गोमतीसरयूरोधवतीसप्तवतीतथा ॥ १७ ॥ सुषोमाचशतद्रुश्चचंद्रभागामरुद्वृधा ॥ वितस्ताचअसिक्नीचविश्वाचेतिप्रकीर्तिताः ॥ १८ ॥

और भी बहुतसे पुण्यदायक पर्वत है ॥ ११ ॥ इनसे उत्पन्न हुई सैकडों सहस्रों नदी हैं जो अवगाहन, स्नान, दर्शन और कीर्तनसे पवित्र करती हैं ॥ ॥ १२ ॥प्राणियोंके तीनो प्रकारके पाप दूर करती है ताम्रपर्णी, चन्द्रवशा, कृतमाला, वटोदका ॥ १३ ॥ वैहायसी, कावेरी, वेणा, पयस्विनी, तुंगभद्रा, कृष्णा, वेणा शर्करावर्तका ॥ १४ ॥ गोदावरी,भीमरथी, निर्विन्ध्या, पयोष्णिका, तापी, रेवा, सुरसा, नर्मदा, सरस्वती ॥ १५॥ चर्मण्वती, सिंधु, अंध महानद, शोण,ऋषिकुल्या,त्रिसामा,वेदस्मृति, महानदी॥ १६॥ कौशिकी,यमुना,मन्दाकिनी,दृषद्वती,गोमती,सरयू,रोधवती,सप्तवती॥ १७॥सुषोमा,शतद्रु,(सतलज)

चन्द्रभागा, मरुद्वृधा, वितस्ता, असिक्नी और विश्वा यह नदी हैं ॥ १८ ॥ इस भारतवर्षमें पुरुष अपने कर्मोंसे जन्म धारण करके सत,रज, तमके कारण क्रम से शुक्ल,लोहित,कृष्ण अन्तः करणसे स्वर्ग मनुष्य और नरकके भोगवाले होते हैं॥ १९॥सब निवासियोंको अनेक भोग होतेहैं और अपने अपने वर्णके धर्मानुसार सबकी मोक्ष होती है ॥ २० ॥ इस वर्षमें यही एक प्रधान कार्य है कि, अनायासही परमेश्वर प्रसादरूपकार्यसिद्धि होती है । स्वर्गवासी कहते है ॥ २१ ॥ अहो इन भारतवासियोंने क्या उत्तम कार्य किये हैं जिनपर स्वयं भगवान् विष्णु प्रसन्न हैं जो यह भारतवर्षमें जन्मलेकर मुकुन्दसेवामें हमको स्पृहा करते हैं ॥२२॥ हमारे किये दुष्कर तप, व्रत, दान, जो तुच्छरूप है उसकें द्वारा प्राप्त हुए स्वर्गफलसे क्या है ? जहां नारायणके चरणारविन्दके स्मरणकी स्मृति नहीं है, इन्द्रियोंके भोगने यह स्मरण चोर लिया है ॥२३॥ फिर जन्म देनेवाले कल्पायुवाले स्वर्गस्थानसे क्षणमात्रको भारतभूमिमें प्राप्त होना उत्तम है अर्थात् अल्पायुवाले

अस्मिन्वर्षेलब्धजन्मपुरुषैःस्वस्वकर्मभिः ॥ शुक्ललोहितकृष्णाख्यैर्दिव्यमानुषनारकाः ॥१९॥ भवंतिविविधाभोगाःसर्वेषांचनिवासिनाम्॥ यथावर्णविधानेनाऽपवर्गोभवतिस्फुटम् ॥२०॥एतदेवचवर्षस्यप्राधान्यंकार्यसिद्धितः॥वदंतिमुनयोवेदवादिनःस्वर्गवासिनः॥२१॥ अहोअमीषांकिमकारिशोभनंप्रसन्नएषांस्विदुतस्वयंहरिः। यैर्जन्मलब्धंनृषुभारताजिरेमुकुंदसेवौपयिकंस्पृहाहिनः ॥ २२ ॥ किंदुष्करैर्नःक्रतुभिस्तपोव्रतैर्दानादिभिर्वाद्युजयेनफल्गुना ॥ नयत्रनारायणपादपंकजस्मृतिःप्रमुष्टातिशयेंद्रियोत्सवात् ॥ २३ ॥ कल्पायुषांस्थानजयात्पुनर्भवात्क्षणायुषांभारतभूजयोवरम् ॥ क्षणेनमर्त्येनकृतंमनस्विनःसंन्यस्यसंयांत्यभयंपदंहरेः ॥ २४ ॥ नयत्रवैकुंठकथासुधापगानसाधवोभागवतास्तदाश्रयाः॥ नयत्रयज्ञेशमखामहोत्सवाःसुरेशलोकोपिनवैससेव्यताम् ॥ २५ ॥ प्राप्तानृजातिंत्विहयेचजंतवोज्ञानक्रियाद्रव्यकलापसंभृताम् ॥ नवैयतेरन्नपुनर्भवायतेभूयोवनौकाइवयांतिबंधनम् ॥ २६ ॥ यैःश्रद्धयाबर्हिषिभागशोहविर्निरुप्तमिष्टंविधिमंत्रवस्तुतः ॥ एकःपृथङ्नामभिराहुतोमुदागृह्णातिपूर्णःस्वयमाशिषांप्रभुः ॥ २७॥

भारतमें जन्म श्रेष्ठ है, जहां बुद्धिमान् मनुष्य सब कुछ त्यागनकर क्षणमात्रमें हारिके समीपको प्राप्त होता है ॥ २४ ॥ जहां अमृतमयी नारायणकी कथा नहीं जहां हरिभक्त साधुओंका समागम नहीं जहां यज्ञेशके यज्ञोंका महोत्सव नहीं ऐसा इन्द्रलोक भी न सेवन करना चाहिये ॥ २५ ॥ जो प्राणी इस भारतवर्षमें मनुष्य जन्म पाकर ज्ञान क्रिया द्रव्यसे सम्पूर्ण हुए मुक्त होनेका यत्न नहीं करते वे फिर भी वनके जीवोंकी समान बंधनमें प्राप्त होते है ॥ २६ ॥ जिन्होने श्रद्धापूर्वक कुशामें विभाग कीहुई हैं विधिमंत्रसे पृथक् पृथक् नाम लेकर दी है 'अग्नये जुष्टं निर्वपामि' इत्यादि कहा है उनके पृथक् इन्द्रादि नामसे आहूतपरिपूर्ण हारि स्वयं उनके भागको ग्रहण करते हैं ॥ २७ ॥

यह सत्य है कि, प्रार्थना करनेपर अर्थकी कामना पूरी करते हैं परन्तु परमार्थ नहीं देते जिससे फिर मॉगनेकी इच्छा न रहै और जो निष्काम होकर भजन करते है उनको तौ सब इच्छाओंके पूर्ण करनेवाले अपने पादपल्लवको स्वयं देते हैं इससे निष्काम भजन श्रेष्ठ है ॥ २८ ॥ "यदि हमको स्वर्गका सुख शेष है, हमारे इष्टापूर्तका कुछ शोभन है तो हमको अपर जन्ममें अजनाभके चरणोंका स्मरण हो और भारतवर्षमें जन्म होकर शांति मिले" नारायण बोले इसप्रकार स्वर्गके देवता सिद्ध और परमऋषि भारतवर्षका सुन्दर माहात्म्य कहते हैं ॥ २९ ॥ जम्बूद्वीपके समीप आठ और उपद्वीप हैं जिनको घोडा शोधते हुए सगरके पुत्रोंने कल्पित किया था ॥ ३० ॥ स्वर्णस्थ, चन्द्रशुक्र, आवर्तन, रमणक, मंदरहरिण, पांचजन्य ॥ ३१ ॥ सिंहलद्वीप और लंका यह आठ उपद्वीप हैं

सत्यंदिशत्यर्थितमर्थितोनृणांनैवार्थदोयत्पुनरर्थितायतः ॥ स्वयंविधत्तेभजतामनिच्छतामिच्छापिधानंनिजपादपल्लवम् ॥२८॥ "यद्यत्रनःस्वर्गसुखावशेपितंस्विष्टस्यपूर्तस्यकृतस्यशोभनम् ॥ तेनाऽजनाभेस्मृतिमज्जन्मनःस्याद्वर्षेहरिर्भजतांशंतनोति ॥ १ ॥" नारायणउवाच ॥ एवंस्वर्गगतादेवाःसिद्धाश्चपरमर्षयः ॥ प्रवदंतिचमाहात्म्यंभारतस्यसुशोभनम् ॥ २९ ॥ जंबुद्वीपस्यचाऽष्टौहिउपद्वीपाःस्मृताःपरे ॥ हयमार्गान्विशोधद्भिःसागरैःपरिकल्पिताः ॥ ३० ॥ स्वर्णप्रस्थश्चंद्रशुक्रआवर्तनरमाणकौ ॥ मंदरोपाख्यहरिणोपांचजन्यस्तथैवच ॥ ३१ ॥ सिंहलश्चैवलंकेतिउपद्वीपाष्टकंस्मृतम् ॥ जंबुद्वीपस्यमानंहिकीर्तितंविस्तरेणच ॥ ३२ ॥ अतःपरंप्रवक्ष्यामिप्लक्षादिद्वीपषट्ककम् ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेऽष्टमस्कंधेएकादशोऽध्यायः ॥११ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ जंबुद्वीपोयथाचाऽयंयत्प्रमाणेनकीर्तितः ॥ तावतासर्वतःक्षारोदधिनापरिवेष्टितः ॥ १ ॥ जंब्वाख्येनयथामेरुस्तथाक्षारोदकेनच ॥ क्षारोदधिस्तुद्विगुणःप्लक्षाख्येनोपवेष्टितः ॥ २ ॥ यथैवपरिखाबाह्योपवनेनहिवेष्ट्यते ॥ प्लक्षाख्यश्चस्वयंजंबुप्रमाणोद्वीपरूपधृत् ॥ ३ ॥

जम्बूद्वीपका प्रमाण विस्तारपूर्वक कहा ॥ ३२ ॥ अब प्लक्षादि छः द्वीपोंका वर्णन करेंगे ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कंधे भाषाटीकायामेकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ श्रीनारायण बोले जितने प्रमाणका यह जम्बूद्वीप है उतनेही क्षारसमुद्रसे घिरा हुआ है ॥ १ ॥ जम्बूद्वीपसे जिस प्रकार मेरुवेष्टित है इसी प्रकार दूने विस्तारवाले प्लक्षद्वीपसे क्षारसमुद्र वेष्टित है ॥२॥ जैसे बाहरी परिखा उपवनोंको वेष्टन करती हैं इसीप्रकार यह है. उस प्लक्षद्वीपमे प्लक्षवृक्ष जम्बुद्वीपके जम्बुवृक्षकी समान प्रमाणयुक्त है ॥ ३ ॥

हिरण्मय कान्तिसे स्थित होता है वहां प्रियव्रतका पुत्र इध्मजिह्व निवास करता है ॥ ४ ॥ उसके अधिपति अग्निजिह्वने अपने द्वीपके सात विभाग करके अपने सात पुत्रोंको बाँट दिये ॥५॥और स्वयं आत्मारामोंकी माननीय योगचर्यामें मग्न हुआ, उसी योगसे भगवान्को प्राप्त हुआ ॥६॥ शिव, यवस,भद्र, शान्त,क्षेम, अमृत और अभय यह सात वर्ष उसके सात पुत्रोंके नामसे हुए ॥ ७ ॥ उनमें सात नदी और सात पर्वत मुख्य हैं. अरुणा, नृम्णा, आंगिरसी, सावित्री, सुप्रभातिका ॥ ८ ॥ ऋतंभरा, सत्यंभरा यह नदियें हैं. मणिकूट, वज्रकूट, इन्द्रसेन ॥ ९ ॥ ज्योतिष्मान्, सुपर्ण, हिरण्यष्ठीव, मेघमाल यह प्लक्षद्वीपके सात पर्वत है ॥ १० ॥ नदियोंके जलमात्र दर्शन स्पर्शसे सब पाप और मल वहांकी प्रजाके नष्ट होजाते हैं ॥ ११ ॥ हंस, पतंग, ऊर्ध्वायन, सत्यांग, यह चार वर्ण प्लक्षद्वी

हिरण्मयोऽग्निस्तत्रैवतिष्ठतीतिविनिश्चयः ॥ प्रियव्रतात्मजस्तत्रसप्तजिह्वइतिस्मृतः ॥ ४ ॥ अग्निस्तदधिपस्त्विध्मजिह्वःस्वंद्वीपमेवच ॥ विभज्यसप्तवर्षाणिस्वपुत्रेभ्योददौविभुः ॥ ५ ॥ स्वयमात्मविदांमान्यांयोगचर्यांसमाश्रितः ॥ तेनैवचाऽऽत्मयोगेनभगवंतमुपागतः ॥६॥ शिवंच यवसंभद्रंशांतंक्षेमामृतेतथा ॥ अभयंचेतिसप्तैवतद्वर्षाणिसदेक्षताम् ॥ ७ ॥ तेषुप्रोक्तानदीःसप्तगिरयःसप्तचैवहि ॥ अरुणानृम्णांगिरसीसावित्रीसुप्रभातिका ॥ ८ ॥ ऋतंभरासत्यंभराइतिनद्यःप्रकीर्तिताः ॥ मणिकूटोवज्रकूटइंद्रसेनस्तथैवच ॥ ९ ॥ ज्योतिष्मान्वैसुपर्णश्चहिरण्यष्ठीव एवच ॥ मेघमालइतिख्याताःप्लक्षद्वीपस्यपर्वताः ॥ १० ॥ नदीनांजलमात्रेणदर्शनस्पर्शनादिभिः॥ निर्धूताशेषरजसोनिस्तमस्काःप्रजास्तथा ॥ ११ ॥ हंसश्चैवपतंगश्चऊर्ध्वायनइतीवच ॥ सत्यांगसंज्ञाश्चत्वारोवर्णाःप्लक्षस्यद्वीपके ॥ १२ ॥ सहस्रायुःप्रमाणाश्चविविधोपमदर्शनाः ॥ स्वर्गद्वारंत्रयीविद्याविधिनार्कंयजंतिते ॥ १३ ॥ प्रत्नस्यविष्णोरूपंचसत्यर्तस्यचब्रह्मणः ॥ अमृतस्यचमृत्योश्चसूर्यमात्मानमीमहि ॥ १४ ॥ प्लक्षादिषुचसर्वेषुपंचद्वीपेषुनारद ॥ आयुरिंद्रियमोजश्चबलंबुद्धिःसहोऽपिच ॥१५॥ विक्रमःसर्वलोकानांसिद्धिरौत्पत्तिकीसदा ॥ प्लक्षद्वीपात्परं चेक्षुरसोदःसरितांपतिः ॥ १६ ॥

पमें रहते हैं ॥ १२ ॥ मनुष्योंकी आयु सहस्र वर्षकी देखनेमे देवताओंकी समान स्वरूपवान् स्वर्गद्वार नामक त्रयींविद्याके विधानसे सूर्यका पूजन करते है ॥ १३ ॥ कि, पुराणपुरुष विष्णुका जो सूर्यरूप है उसकी हम शरण होते हैं. जो सत्यादि आत्माका अधिष्ठानस्वरूप हैं उस ब्रह्मबोधक अमृतरूप शुभफल और अशुभफलके प्रेरक है उनको सत्यधर्मके अनुष्ठान और प्रेमभक्तिसे ध्यानकर शरणमें प्राप्त होते है ॥ १४ ॥ हे नारदजी ! प्लक्षद्वीपें तथा दूसरे पांचों द्वीपोंमें आयु, इन्द्रिय, ओज, बल, बुद्धि, प्राण ॥१५॥ सबप्राणियोंका विक्रम स्वाभाविक उत्पन्न होता है प्लक्षद्वीपके आगे ईखका समुद्र सब ओरसे व्याप्त है ॥ १६ ॥

जो प्लक्षद्वीपको सब ओरसे घेरकर स्थित है. इसके आगे शाल्मलीद्वीप विस्तारमें इससे दूना है ॥१७॥ जो अपने समान सुरासागरसे वेष्टित होरहा है.जहां सेमलका वृक्ष प्लक्षकी समान है ॥१८॥ वहां महात्मा पक्षिराज गरुडजीका स्थान है उस द्वीपका स्वामी यज्ञबाहु प्रियव्रतका॥१९॥ पुत्र उसके सात भाग कर अपने सात पुत्रोंको देता हुआ. उसके वर्षोंके नाम सुनो ॥२०॥ सुरोचन, सौमनस्य, रमण, देववर्षक,पारिभद्र, आप्यायन. विज्ञातनाम ॥२१ ॥ इनमें वर्षोंके मर्यादापर्वत सात और सातही नदी है—सरस, शतशृंग, वामदेव, कंदक ॥२२॥कुमुद, पुष्पवर्ष, सहस्रश्रुति यह सात पर्वत है नदियोंके नाम कहते है ॥ २३ ॥ अनुमति, सिनीवाली, सरस्वती, कुहू, रजनी, नंदा राका कही हैं ॥२४॥ उस वर्षके सब पुरुष चारोंवर्णके हैं. जो श्रुतधर, वीर्यधर, वसुंधर, इषुधर कहाते है ॥ २५ ॥ जो

प्लक्षद्वीपंसमग्रंचपरिवार्यावतिष्ठते ॥ शाल्मलाख्यस्ततोद्वीपश्चास्माद्विगुणविस्तरः ॥ १७ ॥ समानेनसुरोदेनसिंधुनापरिवेष्टितः ॥ यत्रवै शाल्मलीवृक्षःप्लक्षायामःप्रकीर्तितः ॥ १८ ॥ स्थानंतत्पक्षिराजस्यगरुडस्यमहात्मनः ॥ तस्यद्वीपस्यनाथोहियज्ञबाहुःप्रियव्रतात् ॥ १९ ॥ जातःसएवसप्तभ्यःस्वपुत्रेभ्योददौधराम् ॥ तद्वर्षाणांचनामानिकथितानिनिबोधत ॥ २० ॥ सुरोचनंसौमनस्यंरमणंदेववर्षकम् ॥ पारिभद्रंतथाचाऽप्यायनंविज्ञातनामकम् ॥ २१ ॥ तेषुवर्षाद्रयःसप्तसप्तैवसरितःस्मृताः ॥ सरसःशतशृंगश्चवामदेवश्चकंदकः ॥ २२ ॥ कुमुदः पुष्पवर्षश्चसहस्रश्रुतिरेवच ॥ एतेचपर्वताःसप्तनदीनामानिचोच्यते ॥ २३ ॥ अनुमतिःसिनीवालीसरस्वतीकुहूस्तथा ॥ रजनीचैवनंदाच राकेतिपरिकीर्तिताः॥२४॥तद्वर्षपुरुषाःसर्वेचातुर्वर्ण्यसमाह्वयाः ॥श्रुतधरोवीर्यधरोवसुंधरइषुंधरः ॥२५॥ भगवंतंवेदमयंयजंतेसोममीश्वरम् ॥ स्वगोभिःपितृदेवेभ्योविभजन्कृष्णशुक्लयोः ॥२६॥ सर्वासांचप्रजानांचराजासोमःप्रसीदतु ॥ एवंसुरोदाद्द्विगुणःस्वमानेनप्रकीर्तितः ॥२७॥ घृतोदेनावृतःसोयंकुशद्वीपःप्रकाशते ॥ यस्मिन्नास्तेकुशस्तंबोद्वीपाख्याकारणोज्वलन् ॥ २८ ॥ स्वशष्परोचिषाकाष्ठाभासयन्परितिष्ठते ॥ हिरण्यरेतास्तद्वीपपतिःप्रैयव्रतःस्वराट् ॥२९॥ स्वपुत्रेभ्यश्चसप्तभ्यस्तंद्वीपंसप्तधाऽभजत् ॥ वसुश्चवसुदानश्चतथादृढरुचिःपरः ॥३०॥

वेदमय सोममय भगवान् ईश्वरका यजन कहते हैं जो अपनी किरण अन्नद्वारा शुक्लकृष्णपक्षोंका विभाग करते हुए देवता पितरोंका विभाग करते हैं ॥ २६॥ सम्पूर्ण प्रजाओंके अधिपति सोम हमपर प्रसन्न हों इसप्रकार सुरोदसे दूना अपने मानसे प्रतिष्ठित ॥ २७ ॥ घृतसे आवृत कुशद्वीप प्रकाशित होता है जिसमें इस द्वीपका कारण एक कुशस्तंब प्रकाशित होता है ॥२८॥ और अपने अंकुरोंकी कान्तिसे परम प्रकाशकर्ता स्थित होता है.उस द्वीपका पति राजा हिरण्यरेता है ॥२९॥ इसने भी अपने सात पुत्रोंके नामसे इस द्वीपके सात भाग किये. वसु, वसुदान, दृढरुचि ॥ ३० ॥

नाभिगुप्त, स्तुत्यव्रत, विविक्त, नामदेवक यह सात हैं और सातही इनमें मर्यादापर्वत है॥ ३१ ॥सातही नदी हैं. अब नाम सुनो चक्र, चतुःशृंग, कपिल, चित्रकूटक ॥ ३२॥देवानीक, ऊर्ध्वरोमा, द्रविण यह सात पर्वत कहाते हैं. रसकुल्या, मधुकुल्या, मित्रविंदा ॥ ३३॥ श्रुतविन्दा, देवगर्भा, घृतच्युता, मन्दपालिका, यह नदी है. जिनके जलसे सब कुशद्वीपनिवासी प्रसन्न रहते हैं ॥ ३४ ॥ कुशल, कोविद,अभियुक्त और कुलक यह चार वर्णोंकी संज्ञा है॥ ३५॥ सबका देवतोंकी समान रूप है सब कुछ जाननेवाले वे कर्ममे कुशल अग्निरूप देवका यजन करते हैं॥ ३६॥हे हव्यवाट् ! आप साक्षात् परब्रह्मका रूप हो इससे देवतोके यज्ञसे परमेश्वरको

नाभिगुप्तस्तुत्यव्रतौविविक्तभामदेवकौ ॥ तेषांवर्षेषुसप्तैवसीमागिरिवराःस्मृताः ॥ ३१ ॥ नद्यःसप्तैवसंतीहतन्नामानिनिबोधत ॥ चक्रस्तथा चतुःशृंगःकपिलश्चित्रकूटकः ॥ ३२ ॥ देवानीकश्चोर्ध्वरोमाद्रविणःसप्तपर्वताः ॥ रसकुल्यामधुकुल्यामित्रविंदातथैवच ॥ ३३ ॥ श्रुतविंदादेव गर्भाघृतच्युन्मंदमालिके ॥ यत्पयोभिःकुशद्वीपवासिनःसर्वएवते ॥ ३४ ॥ कुशलःकोविदश्चैवाऽप्यभियुक्तस्तथैवच ॥ कुलकश्चेतिसंज्ञाभि श्चतुर्वर्णाःप्रकीर्तिताः ॥ ३५ ॥ जातवेदसरूपंतंदेवंकर्मजकौशलैः ॥ यजंतेदेववर्याभाःसर्वेसर्वविदोजनाः ॥ ३६ ॥ परस्यब्रह्मणःसाक्षा ज्जातवेदोऽसिहव्यवाट् ॥ देवानांपुरुषांगानांयज्ञेनपुरुषंयज ॥ ३७ ॥ एवंयजंतेज्वलनंसर्वेद्वीपाधिवासिनः ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहा पुराणेऽष्टमस्कंधेद्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ नारदउवाच ॥ शिष्टद्वीपप्रमाणंचवदसर्वार्थदर्शन ॥ येनविज्ञातमात्रेणपरानंदमयोभवेत् ॥ ॥ १ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ कुशद्वीपस्यपरितोघृतोदावरणंमहत् ॥ ततोबहिःक्रौंचद्वीपोद्विगुणःस्यात्स्वमानतः ॥ २ ॥ क्षीरोदेना वृतोभातियस्मिन्क्रौंचाद्रिरस्तिच ॥ नामनिर्वर्तकःसोऽयंद्वीपस्यपरिवर्तते ॥ ३ ॥ योऽसौगुहस्यशक्त्याचभिन्नकुक्षिःपुराऽभवत् ॥ क्षीरोदेना सिच्यमानोवरुणेनचरक्षितः ॥ ४ ॥

यजन करो यह उन्हींके नाम दिये हैं॥ ३७॥ हे देव ! यह हम सब द्वीपवासी प्रकाशस्वरूप आपका यजन करते हैं ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्ध भाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः॥ १२॥ नारदजी बोले हे सम्पूर्ण अर्थके देखनेवाले अवशेष द्वीपोंका भी प्रमाण कहिये जिसके जाननेसे परमानंद प्राप्त हो॥ १ ॥श्रीनारायण बोले कुशद्वीपके चारों ओर घृतोदनाम सागर है इसके आगे क्रौंचद्वीप मानमें इससे दूना है॥ २॥यह क्षीरोदसागरसे व्याप्त है इसीमें क्रौंचनामक पर्वत है अपने नामसेही इसने यह द्वीप प्रगट किया है ॥३॥ जिसकी कुक्षि प्रथम कार्तिकेयकी शक्तिसे विदीर्णहुई थी, फिर क्षीरोदसे सींचकर वरुणने इसकी रक्षा की थी॥ ४॥

जिसका स्वामी घृतपृष्ठ नाम शोभित होता है यहभी प्रियव्रतका पुत्र सब लोकसे नमस्कृत है॥५॥इसने भी अपने द्वीपको पुत्रोंके नामसे विभागकर उन सातोंको राज्य दे दिया॥६॥और आप भगवान्की शरणमें हुए.आम,मधुरुह,मेघपृष्ठ,सुधामक॥७॥भ्राजिष्ठ,लोहितार्ण,वनस्पति यह सात वर्षोंके नाम हैं.इनमें भी सात मर्यादापर्वत और सात नदी हैं॥८॥शुक्र, वैवर्धमान, भोजन, उपबर्हण, नन्द, नन्दन, सर्वतोभद्र, यह पर्वत हैं॥९॥अभया,अमृतौघा, आर्यका, तीर्थवती, वृत्तिरूपवती,शुक्रा, पवित्रवती यह नदी हैं॥१०॥इनका पवित्र जल वहांके चारों वर्ण पान करते हैं.पुरुष, ऋषभ द्रविण देवक ॥ ११ ॥ यह चार वर्णक पुरुष वहां निवास करतेहैं

घृतपृष्ठोनामयस्यविभातिकिलनायकः ॥ प्रियव्रतात्मजःश्रीमान्सर्वलोकनमस्कृतः ॥ ५ ॥ स्वद्वीपंतुविभज्यैवसप्तधास्वात्मजान्ददौ ॥ पुत्रनामसुवर्षेषुवर्षपान्सन्निवेशयन् ॥ ६ ॥ स्वयंभगवतस्तस्यशरणंसंजगामह ॥ आमोमधुरुहश्चैवमेघपृष्ठःसुधामकः ॥ ७ ॥ भ्राजिष्ठो लोहितार्णश्चवनस्पतिरितीवच ॥ नगानद्यश्चसप्तैवविख्याताभुविसर्वतः ॥ ८ ॥ शुक्रोवैवर्धमानश्चभोजनश्चोपबर्हणः ॥ नंदश्चनंदनःसर्वतोभद्र इतिकीर्तिताः ॥ ९ ॥ अभयाअमृतौघाचार्यकातीर्थवतीतिच ॥ वृत्तिरूपवतीशुक्रापवित्रवतिकातथा ॥१०॥ एतासामुदकंपुण्यंचातुर्वर्ण्येनपीयते ॥ पुरुषऋषभौतद्वद्द्रविणाख्यश्चदेवकः ॥ ११ ॥ एतेचतुर्वर्णजाताः पुरुषानिवसंतिहि ॥ तत्रत्याःपुरुषाआपोमयंदेवमपांपतिम् ॥१२ ॥ पूर्णेनांजलिनाभक्त्यायजंतेविविधक्रियाः॥ आपःपुरुषवीर्याःस्थपुनंतीर्भूर्भुवःस्वरः ॥ १३ ॥ तानः पुनीताऽमीवघ्नीःस्पृशतामात्मनाभुवः ॥ इतिमंत्रजपांतेचस्तुवंतिविविधैःस्तवैः ॥ १४ ॥ एवंपरस्तात्क्षीरोदात्परितश्चोपवेशितः ॥ द्वात्रिंशल्लक्षसंख्याकयोजनायाममाश्रितः ॥१५ ॥ स्वमानेनचद्वीपोऽयंदधिमंडोदकेनच ॥ शाकद्वीपोविशिष्टोयंयस्मिञ्छाकोमहीरुहः ॥ १६ ॥ स्वक्षेत्रव्यपदेशस्यकारणंसहिनारद ॥ प्रैयव्रतोधिपस्तस्यमेधातिथिरितिस्मृतः ॥ १७ ॥ विभज्यसप्तवर्षाणिपुत्रनामानितेषुच ॥ सप्तपुत्रान्निजान्स्थाप्यस्वयंयोगगतिंगतः ॥ १८ ॥

वहांके पुरुष जलमय जलोंके पतिको॥१२॥पूर्णभक्तिसे जलकी अंजलीसे यजनकरते हैं. हे जलो! तुम ईश्वरलब्धवीर्यरूप हो इससे भूः भुवः स्वः त्रिलोकीको पवित्र करते हो॥१३॥वह आप स्पर्श करनेवाले हमारे शरीरोंको पवित्र करो जिससे कि आत्मस्वरूपसे तुम पाप हरनेवाले हो इसप्रकार मंत्रजपके अन्तमें अनेक स्तुति करते हैं ॥१४॥इसप्रकार चारों ओर क्षीरसागरसे वेष्टित ३२लक्ष योजनमें विस्तृत है ॥ १५ ॥ अपने मानसे आगे इस द्वीपके दधिमण्डोदसे घिरा हुआ शाकद्वीप है जिसमें एक शाकवृक्ष है॥१६॥ हे नारद । वह अपने क्षेत्रव्यपदेशके कारण विख्यात है वहां प्रियव्रतका पुत्र मेधातिथि राजा है॥१७॥ पुत्रके सातनामोसे

उसके सात भाग कर वहांका राज्य पुत्रोंको दे स्वयं योगगतिको प्राप्त हुआ ॥ १८॥ पुरोजव, मनःपूर्वज, पवमानक, धूम्रानीक, चित्ररेफ, बहुरूप विश्वधृक् यह सात नाम है ॥ १९ ॥ मर्यादापर्वत और नदी भी सातही है. ईशान, उरुशृंग, बलभद्र, शतकेशर ॥ २० ॥ सहस्रस्रोतक, देवपाल, महाशन, यह सात पर्वत हैं. नदियोंके नाम सुनो ॥ २१ ॥ अनघा, आयुर्दा, उभयस्पृष्टि, अपराजिता, पंचपदी, सहस्रश्रुति॥ २२ ॥ निजधृति यह सात नदी हैं बडी निर्मल हैं वहांके पुरुष सत्यव्रत, ऋतुव्रत ॥ २३ ॥ दानव्रत, अनुव्रत, यह चार वर्णयुक्त हैं प्राणायामद्वारा भगवान् प्राणवायुको ॥ २४ ॥ रोककर निर्मल हुए परम हरिरूपसे भजन करते हैं जो प्राणियोंके अन्तरमें प्रवेश करके अपनी प्राणादि वृत्तियोंसे प्राणियोंको धारण करते हैं ॥ २५ ॥ अन्तर्यामी ईश्वर हमारी रक्षा करै जिसके

पुरोजवोमनःपूर्वजवोऽथपवमानकः ॥ धूम्रानीकश्चित्ररेफोबहुरूपोऽथविश्वधृक् ॥ १९ ॥ मर्यादागिरयःसप्तनद्यःसप्तैवकीर्तिताः ॥ ईशान ऊरुशृंगोऽथबलभद्रःशतकेसरः ॥ २० ॥ सहस्रस्रोतकोदेवपालोऽप्यंतेमहाशनः ॥ एतेऽद्रयःसप्तचोक्ताःसरिन्नामानिसप्तच ॥ २१ ॥ अनघाप्रथमायुर्दाउभयस्पृष्टिरेवच ॥ अपराजितापंचपदीसहस्रश्रुतिरेवच ॥ २२ ॥ ततोनिजधृतिश्चोक्ताःसप्तनद्योमहोज्ज्वलाः ॥ तद्वर्ष पुरुषाःसर्वेसत्यव्रतक्रतुव्रतौ ॥ २३ ॥ दानव्रतानुव्रतौचचतुर्वर्णाउदीरिताः ॥ भगवंतंप्राणवायुंप्राणायामेनसंयुताः ॥ २४ ॥ यजंतिनिर्धूतरजस्तमःसपरमंहरिम् ॥ अंतःप्रविश्यभूतानियोबिभर्त्यात्मकेतुभिः ॥ २५ ॥ अंतर्यामीश्वरःसाक्षात्पातुनोयद्वशेइदम् ॥ परस्ताद्दधिमंडोदात्ततस्तुबहुविस्तरः ॥ २६ ॥ पुष्करद्वीपनामाऽयंशाकद्वीपद्विसंगुणः ॥ स्वसमानेनस्वादूदकेनाऽयंपरिवेष्टितः ॥ २७ ॥ यत्राऽस्तेपुष्करंभ्राजदग्निचूडानिभानिच ॥ पत्राणिविशदानीहस्वर्णपत्रायुतायुतम् ॥२८॥ श्रीमद्भगवतश्चेदमासनंपरमेष्ठिनः ॥ कल्पितंलोकगुरुणासर्वलोकसिसृक्षया ॥ २९ ॥ तद्द्वीपएकएवाऽयंमानसोत्तरनामकः ॥ अर्वाचीनपराचीनवर्षयोरवधिर्गिरिः ॥ ३० ॥

वशीभूत यह सब जगत् है इसके आगे दधिमंडोद बडे विस्तारमें है ॥ २६ ॥ यह पुष्करद्वीप, शाकद्वीपसे प्रमाणमें दुना है अपनी बराबर स्वादूदकसे चारों ओर वेष्टित है ॥ २७ ॥ जहां अग्निके वलयकी समान पुष्कर विराजमान है बडी पवित्र उसकी सुवर्णपंखुरी विस्तृतहुई सहस्रों हैं ॥ २८ ॥ यह श्रीभगवान् परमेष्ठी पुरुषका आसन है सब लोकके रचनेकी इच्छासे लोकगुरुने यहां अपने आसनकी कल्पना की थी ॥ २९ ॥ इस द्वीपमें एकही पर्वत मानसोत्तर नामक है जो अर्वाचीन और पराचीन वर्षोंकी मर्यादा करता है ॥ ३० ॥

यह लम्बावमें १०००० योजन है जिसकी चारों दिशाओंमें चार पुर हैं ॥३१॥ यह इन्द्रादि लोकपालोंके हैं, जिनके ऊपर होकर सूर्यगमन करते हैं जहां सूर्य मेरुकी प्रदक्षिणा करते चलते हैं ॥ ३२ ॥ संवत्सरका चक्ररूपसे भ्रमण देवताओंका यहां उत्तरायण दक्षिणायनके भेदसे अहो रात्र होता है. इसमें प्रिय व्रतका पुत्र वीतिहोत्र राज्य करता है. उसने अपने दो पुत्रोंको ॥ ३३ ॥ दो वर्ष कर वहां स्थापन किया,-रमण और धातकी यही दो अधिपति हुए ॥३४॥ अपने पूर्वजोंकी समानक्रिया भगवद्भक्तिमें तत्पर इस वर्षके पुरुष ब्रह्मरूप परमेश्वरको ॥३५॥ शीलसम्पन्न हो कर्मयोगसे यजन करते हैं इस प्रकार ब्रह्मसालो क्यादि साधनोंके फलरूप ब्रह्मकी खोज करते हैं ॥३६ ॥ ऐसे एकान्व, अद्वैत, शान्त भगवान्को प्रणाम है ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्ध

उच्छ्रयायामयोसंख्याऽयुतयोजनसंमिता ॥ यत्रदिक्षुचचत्वारिचतसृषुपुराणिह ॥ ३१ ॥ इंद्रादिलोकपालानांयदुपर्यर्कनिर्गमः ॥ मेरुंप्रदक्षिणीकुर्वन्भानुःपर्यैतियत्रहि ॥ ३२ ॥ संवत्सरात्मकंचक्रंदेवाहोरात्रतोभ्रमन् ॥ प्रैयव्रतोधिपोवीतिहोत्रःस्वात्मजकद्वयम् ॥ ३३ ॥ वर्षद्वयेपरिस्थाप्यवर्षनामधरंक्रमात् ॥ रमणोधातकिश्चैवतत्तद्वर्षपतीउभौ ॥ ३४ ॥ कृताःस्वयंपूर्वजवद्भगवद्भक्तितत्पराः ॥ तद्वर्षपुरुषाब्रह्मरूपिणंपरमेश्वरम् ॥ ३५ ॥ सकर्मकेनयोगेनयजंतिपरिशीलिताः ॥ यत्तत्कर्ममयंलिंगंब्रह्मलिंगंजनोऽर्चयेत् ॥ ३६ ॥ एकांतमद्वयंशांतंतस्मैभगवतेनमः ॥ इतिश्रीदेवीभागवते महापुराणेऽष्टमस्कंधेत्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ ततःपरस्तादचलोलोकालोकेतिनामकः ॥ अंतरालेचलोकालोकयोर्यःपरिकल्पितः ॥ १ ॥ यावदस्तिचदेवर्षेह्यंतरंमानसोत्तरात् ॥ सुमेरोस्तावतीशुद्धाकांचनीभूमिरस्तिहि ॥ २ ॥ दर्पणोदरतुल्यासासर्वप्राणिविवर्जिता ॥ यस्यांपदार्थःप्रहितोनकिंचित्प्रत्युदीयते ॥ ३ ॥ अतःसर्वप्राणिसंघरहितासाचनारद ॥ लोकालोकइतिव्याख्यायदत्रपरिकल्पिता ॥ ४ ॥

भाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ श्रीनारायण बोले इसके आगे लोकालोकनामक पर्वत है जिन पर्वतोंके अन्तराल मध्यमेंही सूर्यका आलोक है॥ १॥ हे देवर्षे ! मानसोत्तरसे मेरुका जितना अन्तर है उतनीही वहां सुवर्णकी भूमि है यह शुद्धोदसागरके पार है यह एक करोड साढे सत्तावन लाख योजन पर्यन्त है और बडी मनोरम है ॥ २॥ वह दर्पणकी समान है देवताओंके सिवाय अन्य कोई वहां नहीं जा सक्ता जिसमें डाला हुआ पदार्थ सुवर्णही हो जाता है ॥ ३ ॥ हे नारद ! इस कारण वहां प्राणी निवास नहीं करते लोकालोक इस पदकी लोकोंको 'अगम्य' यही व्याख्या है ॥ ४ ॥

लोकालोकके अन्तरहीमें अर्थात् मध्यमें सदा इसकी सर्वदा स्थिति है ईश्वरने यह त्रिलोकीके अन्तगामी कियाहै अर्थात् मर्यादारूप है ॥ ५ ॥ सूर्यसे लेकर ध्रुवतककी किरणें जिसके कारण तीन लोकसे बाहर गमन नहीं करतीं ॥ ६ ॥ हे नारद ! यह परम महान् पर्वतराज इसप्रकार उन्नत और विस्तारयुक्त है, कभीभी रश्मिये इसको अतिक्रम करनेमें समर्थ नहीं होतीं ॥ ७ ॥यही लोकोंके मानका विन्यास है कविजनोंने इन पर्वतोंके सहित पचास कोटि योजनका विस्तार कहा है ॥८॥ हे मुने ! भूगोलके चतुर्थांशमें लोकालोक पर्वत है उसके ऊपर चारों ओर परमेष्ठी ब्रह्मजीने ॥ ९ ॥ जो दिग्गज निवेशित किये हैं उनके नाम सुनो. ऋषभ, पुष्पचूड, वामन अपराजित ॥१०॥ यह सम्पूर्ण लोककी स्थितिके कारण है इनकी विभूति पराक्रम विशेष है ॥११॥ भगवान् हरि इनका विशुद्ध सत्व

लोकालोकांतरेचास्यवर्ततेसर्वदास्थितिः ॥ ईश्वरेणसलोकानांत्रयाणामंतगःकृतः ॥ ५ ॥ सूर्यादीनांध्रुवांतानांरश्मयोयद्वशादिह ॥ अर्वाचीनाश्चत्रींल्लोकानांतन्वानाःकदापिहि ॥ ६ ॥ पराचीनत्वभाजोहिनभवंतिचनारद ॥ तावदुन्नहनायामःपर्वतेन्द्रोमहोदयः ॥ ७ ॥ एतावांल्लोकविन्यासोयंसंस्थामानसक्षणैः ॥ कविभिः सतुपंचाशत्कोटिभिर्गणितस्यच ॥ ८ ॥ भूगोलस्यचतुर्थांशोलोकालोकाचलोमुने ॥ तस्योपरिचतुर्दिक्षुब्रह्मणाचात्मयोनिना ॥९॥ निवेशितादिग्गजायेतन्नामानिनिबोधत ॥ ऋषभःपुष्पचूडोऽथवामनोऽथाऽपराजितः ॥१०॥ एतेसमस्तलोकस्यस्थितिहेतवईरिताः॥ तेषांचस्वविभूतीनांबहुवीर्योपबृंहणम् ॥११॥ विशुद्धसत्त्वंचैश्वर्यंवर्धयन्भगवान्हरिः ॥ आस्तेसिद्धचष्टकोपेतोविष्वक्सेनादिसंवृतः ॥ १२ ॥ निजायुधैःपरिवृतोभुजदंडैःसमंततः ॥ आस्तेसकललोकस्यस्वस्तयेपरमेश्वरः ॥ १३ ॥ आकल्पमेवंवेषंसगतोविष्णुःसनातनः ॥ स्वमायारचितस्याऽस्यगोपीथायात्मसाधनः ॥ १४ ॥ योंतर्विस्तारएतेनह्यलोकपरिमाणकम् ॥ व्याख्यातंयद्बहिर्लोकालोकाचलइतीरणात् ॥ १५ ॥ ततःपरस्ताद्योगेशगतिंशुद्धांवदंतिहि ॥ अंडमध्यगतःसूर्योद्यावाभूम्योर्यदंतरम् ॥ १६ ॥ सूर्यांडगोलयोर्मध्येकोटयःस्युःपंचविंशतिः ॥ मृतेंडएषएतस्मिञ्जातो मार्तंडशब्दभाक् ॥ १७ ॥

बढाते हुए विष्वक्सेनादि आठ सिद्धोंके सहित विराजते है॥१२॥वह भगवान् शंख,चक्र, गदा, पद्म धारण किये अपने आयुधोंसे समान सब लोकोंके कल्याणके निमित्त स्थित हैं॥१३॥इस प्रकार इसको अपनी मायासे रचकर सनातन विष्णु एक कल्पतक इसकी रक्षा करते है ॥१४॥ जो यह पूर्वमें अन्तर्विस्तार वर्णित हुआ है उससेही आलोकका परिमाण निर्दिष्ट होता है. कारण कि, इसके बहिर्भागमे लोकालोक प्रतिष्ठित है यह कहागया है ॥ १५ ॥ हे नारद ! इसके ऊपर शुद्ध योगियोंकी ही गति है इस द्यावाभूमिके मध्यमें सूर्य गमन करते है ॥ १६ ॥ सूर्य अंड और भूमिगोलका अन्तर २५कोटि योजन है. वैराजरूपसे आत्माके प्रविष्ट होनेसे यह मार्तण्ड कहा जाता है ॥ १७ ॥

हिरण्य अंडसे प्रगट होनेसे यही हिरण्यगर्भ हैं, सूर्यसेही दिशा आकाश द्युलोक और भूमिका भेद होता है ॥ १८ ॥ स्वर्ग, अपवर्ग, नरकं, रसोंके स्थान, देवता, तिर्यक् मनुष्य, सरीसृप, वृक्ष, लता ॥१९॥ तथा संपूर्ण बीजसमूहोंकी आत्मा सूर्य ही हैं, यह इतना भूमंलडका घेरा कहा ॥ २०॥ इसीके अनुसार ज्ञातागण द्युलोकका नाम कहते है जैसे दो दलोंमें एकका मान जाननेसे दूसरेका जानाजाता है ॥ २१ ॥ इन दोनोंका जो मध्य है सो परस्पर सॅलग्न है इनके मध्यमे तपनेवालोंमें श्रेष्ठ सूर्य ॥२२॥ अपने आतपसे प्रकाश करते त्रिलोकीको तपाते है पहले उत्तरायणको प्राप्त होकर मंदगति करते हैं ॥ २३ ॥ कारण कि, यह आरोहणस्थान है इसमें जानेसे दिन बडा होता है और दक्षिणायनको प्राप्त होकर शीघ्र गति करते हैं ॥ २४ ॥ यह उतरनेका समय है उतरनेमें दिन छोटा

हिरण्यगर्भइतियद्धिरण्यांडसमुद्भवः ॥ सूर्येणहिविभज्यंतेदिशःखंद्यौर्महीभिदा ॥ १८ ॥ स्वर्गापवर्गौनरकारसौकांसिचसर्वशः ॥ देवतिर्यङ्मनुष्याणांसरीसृपसवीरुधाम् ॥ १९ ॥ सर्वजीवनिकायानांसूर्यआत्मादृगीश्वरः ॥ एतावान्भूमंडलस्यसन्निवेशउदाहृतः ॥ २० ॥ एतेन हिदिवोमानंवर्णयंतिचतद्विदः ॥ द्विदलानांचनिष्पावादीनांचदलयोर्यथा ॥ २१ ॥ अंतरेणतयोरंतरिक्षंतदुभयसंधितम् ॥ यन्मध्यगश्चभगवान्भानुर्वैतपतांवरः ॥ २२ ॥ आतपेनत्रिलोकींचप्रतपत्येवभासयन् ॥ उत्तरायणमासाद्यगतिमांद्यंवितन्वते ॥ २३ ॥ आरोहणस्थानमसौगत्वाहोदैर्घ्यमाचरेत् ॥ दक्षिणायनमासाद्यगतिशैघ्र्यंवितन्वते ॥२४॥ अवरोहस्थानमसौगच्छन्ह्रस्वंदिनंचरेत् ॥ विषुवत्संज्ञमासाद्यगतिसाम्यंवितन्वते ॥ २५ ॥ समस्थानमथाऽऽसाद्यदिनसाम्यंकरोतिच ॥ यदाचमेषतुलयोःसंचरेद्धिदिवाकरः ॥ २६ ॥ समानानित्वहोरात्राण्यातनोतित्रयीमयः ॥ वृषादिपंचसुयदाराशिष्वर्कोविरोचते ॥ २७ ॥ तदाहानिचवर्धतेरात्रयोऽपिह्रसंतिच ॥ वृश्चिकादिषुसूर्योहियदासंचरतेरविः ॥२८ ॥तदाऽपीमान्यहोरात्राणिभवंतिविपर्ययात् ॥ २९ ॥ इति श्री देवीभागवतेमहापुराणेऽष्टमस्कंधेचतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ अतःपरंप्रवक्ष्यामिभानोर्गमनमुत्तमम् ॥ शीघ्रमंदादिगतिभिस्त्रिविधंगमनंरवेः ॥ १ ॥

होता हैं विषुव 'तुला मेष' संज्ञाको प्राप्त होकर साम्यगति होती है ॥ २५ ॥ समस्थानको प्राप्त होनेसे दिन बराबर होता है जब मेष और तुलामें सूर्य होते हैं ॥२६॥ तब दिनरात समान होते है और वृषादि पंच राशियोंमें जब गमन करते हैं ॥ २७ ॥ तब दिन बढता रात छोटी होती है जब वृश्चिकादिमें गमन करते हैं ॥२८॥ तब दिन छोटा होकर रात बढती है ॥ २९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कंधे भाषाटीकायां चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ श्रीनारायण बोले अब सूर्यका गमन कहता हूं शीघ्र मंदादिगतिसे सूर्यका तीन प्रकार गमन है ॥ १ ॥

हे सुरसत्तम ! सब ग्रहोंके तीनही स्थान है. जारद्गवस्थान मध्यका और ऐरावत उत्तरका है ॥ २ ॥ और वैश्वानर दक्षिणका है अश्विनी, कृत्तिका, भरणी, नागवीथी है ॥ ३ ॥ रोहिणी, आर्द्रा, मृगशिर, गजवीथी, पुष्य, आश्लेषा, आदित्या ( पुनर्वसु ) ऐरावती वीथी है ॥ ४ ॥ इन तीन वीथियोंका उत्तर मार्ग कहा जाता है. तथा पूर्वाफाल्गुनी, उत्तराफाल्गुनी मघा यह आर्षभी वीथी है ॥ ५ ॥ हस्त, चित्रा, स्वाती, गोवीथी है ज्येष्ठा, विशाखा, अनुराधा जारद्गवी वीथी है ॥ ६ ॥ इन तीनों वीथियोंका मध्यम मार्ग कहा जाता है मूल, पूर्वाषाढा, उत्तराषाढा अजवीथी है ॥ ७ ॥ श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा

सर्वग्रहाणांत्रीण्येवस्थानानिसुरसत्तम ॥ स्थानंजारद्गवंमध्यंतथैरावतमुत्तरम् ॥ २ ॥ वैश्वानरंदक्षिणतोनिर्दिष्टमितितत्त्वतः ॥ अश्विनीकृत्तिकायाम्यानागवीथीतिशब्दिता ॥ ३ ॥ रोहिण्यार्द्रामृगशिरोगजवीथ्यभिधीयते ॥ पुष्याश्लेषातथादित्यावीथीचैरावतीस्मृता ॥४ ॥ एतास्तु वीथयस्तिस्रउत्तरोमार्गउच्यते ॥ तथाद्वेचाऽपिफल्गुन्यौमघाचैवार्षभीमता ॥ ५ ॥ हस्तश्चित्रातथास्वातीगोवीथीतितुशब्दिता ॥ ज्येष्ठाविशाखानुराधावीथीजारद्गवीमता ॥६॥ एतास्तुवीथयस्तिस्रोमध्यमोमार्गउच्यते । मूलाषाढोत्तराषाढाअजवीथ्यभिशब्दिता ॥७॥ श्रवणंचधनिष्ठाचमार्गीशतभिषक्तथा ॥ वैश्वानरीभाद्रपदेरेवतीचैवकीर्तिता ॥८॥ एतास्तुवीथयस्तिस्रोदक्षिणोमार्गउच्यते॥उत्तरायणमासाद्ययुगाक्षांतनिबद्धयोः ॥९॥ कर्षणंपाशयोर्वायुबद्धयोरोहणंस्मृतम् । तदाभ्यंतरगान्मंडलाद्रथस्यगतेर्भवेत् ॥१०॥ मांद्यंदिवसवृद्धिश्चजायतेसुरसत्तम ॥ रात्रिह्रासश्चभवतिसौम्यायनक्रमोह्ययम् ॥११॥ दक्षिणायनकेपाशेप्रेरणादवरोहणम् ॥ बहिर्मंडलवेशेनगतिशैघ्र्यंतदाभवेत् ॥ १२ ॥ तदादिनाल्पतारात्रिवृद्धिश्चपरिकीर्तिता ॥ वैषुवेपाशसाम्यात्तुसमावस्थानतोरवेः ॥ १३ ॥

मृगवीथी है. पूर्वाभाद्रपदा, उत्तराभाद्रपदा, रेवती, वैश्वानरी वीथी है ॥ ८ ॥ यह तीनों वीथियें दक्षिणमार्ग कहाती है. उत्तरायणको प्राप्त होकर युगाक्ष पाशसे बँधा है ॥ ९ ॥ वायुके बँधे इन पाशोंका जो आकर्षण है वह रोहण है. इसके अन्तरसे जो रथकी गति होती है ॥ १० ॥ हे सुरसत्तम ! इस कारण मंदगतिसे दिनकी वृद्धि होती है रात्रिका ह्रास होता है. यह चलनेका क्रम है ॥ ११ ॥ जब दक्षिणायन पाश ध्रुवलोकसे प्रेरण करता है तब अवरोहण होनेसे बहिर्मण्डलवेशद्वारा शीघ्र गति होती है ॥ १२ ॥ उस समय दिन छोटा रात्रि बडी होती है विषयम साम्यपाश रहनेके कारण मध्यमंडलप्रवेशके कारण ॥ १३ ॥

गतिसाम्य होनेसे दिन रात समान होता है, जब वह ध्रुवके समीप खैंचे जातेहैं ॥ १४ ॥ तब अन्तरमें सूर्यमंडलमें भ्रमण करते हैं और जब ध्रुवद्वारा पाशयुगल मुक्त किये जाते हैं ॥ १५ ॥ तब बाहरी भागमें सूर्यमंडलोंमें भ्रमण करते हैं. उस मेरुके पूर्वभाग इन्द्रकी पुरी है जो देवधानी कहाती है ॥ १६ ॥ दक्षिणमें यमकी संयमनी पुरी है. पश्चिममें निम्लोची वरुणकी महापुरी है ॥१७ ॥ उत्तरमें चन्द्रकी विभावरी पुरी है. प्रथम इन्द्रपुरीकी ओरसे ब्रह्मवादी सूर्यका उदय कहते है ॥ १८ ॥ संयमनीमें आकर मध्याह्न और निम्लोचीमें आकर अस्त होता है ॥ १९ ॥ इनकी प्रवृत्तिसे मेरुके चारों ओरवाले अपना अपना उदय कहते है जो मेरुके दक्षिणमें हैं वे इन्द्रपुरीसे पूर्वादि जो पश्चिममें है वे यमपुरीसे जो उत्तरमें है वे वरुणपुरीसे आरंभ करके जो पूर्वमें हैं

मध्यमंडलवेशश्चसाम्यंरात्रिदिनादिके ॥ आकृष्येतेयदातौतुध्रुवेणसमधिष्ठितौ ॥ १४ ॥ तदाऽभ्यंतरतःसूर्योभ्रमतेमंडलानिच॥ध्रुवेणमुच्यमाने नपुनारश्मियुगेनतु॥१५॥ तथैवबाह्यतःसूर्योभ्रमतेमंडलानिच ॥तस्मिन्मेरौपूर्वभागेपुर्यैंद्रीदेवधानिका ॥१६॥ दक्षिणेवैसंयमनीनामयाम्याम हापुरी ॥ पश्चान्निम्लोचनीनामवारुणीवैमहापुरी ॥१७॥ तदुत्तरेपुरीसौम्याप्रोक्तानामविभावरी॥ ऐंद्रपुर्यांरवेःप्रोक्तउदयोब्रह्मवादिभिः ॥१८॥ संयमन्यांचमध्याह्नोनिम्लोचन्यांविमीलनम् ॥ विभावर्यांनिशीथःस्यात्तिग्मांशोःसुरपूजितः॥१९॥ प्रवृत्तेश्चनिमित्तानिभूतानांतानिसर्वशः॥ मेरोश्चतुर्दिशंभानोःकीर्तितानिमयामुने ॥ २० ॥ मेरुस्थानांसदामध्यंगतएवविभातिहि ॥ सव्यंगच्छन्दक्षिणेनकरोतिस्वर्णपर्वतम् ॥ २१ ॥ उदयास्तमयेचैवसर्वकालंतुसम्मुखे ॥दिशास्वशेषासुतथासुरर्षेविदिशासुच ॥२२॥यैर्यत्रदृश्यतेभास्वान्सतेषामुदयःस्मृतः॥तिरोभावंचयत्रैति तत्रैवास्तमनंरवेः ॥ २३ ॥

वे चन्द्रपुरीसे आरंभकरके सूर्यद्वारा चारों दिशा मान्ते हैं ॥ २० ॥ नक्षत्रादिके सन्मुख गतिसे मेरुको वाम ओर करते प्रवह नामक वायुसे भ्रामित होते ज्योतिष चक्रके कारण प्रदिदिन परिक्रमा करते हैं चक्रगति वशसे अतिदूर होनेसे भूमिमें लगाहुआसा दर्शन होना उदय है. आकाशमें आरूढ दर्शनही मध्याह्न भूमि प्रविष्ट होनेका दर्शनही अस्त है और बहुत दूर गमनही अर्धरात्रि है .यह सब विचार कर स्वर्णपर्वतकी प्रदक्षिणा करतेहैं ॥ २१ ॥ उदय और अस्तमें सब समय सन्मुख होते हैं. हे नारद ! और सब दिशाविदिशाओंमें ॥ २२ ॥ जिनको जहां सूर्यका दर्शन होता है वही उनका उदय

श्रीनारायण बोले अब चन्द्रादिकी गति श्रवण करो. उनकी गतिसे मनुष्योंका शुभाशुभ जाना जाता है॥१॥जैसे कुलालचक्र निरन्तर भ्रमण करता रहै तौ उसके आश्रयसे और कीटादिकीभी वहीगति होती है अर्थात् घूमते हैं॥२॥इसीप्रकार उसी कालचक्रकी राशिसमूहद्वारा मेरुकी धुरका अनुसरण करते सर्वदा प्रदक्षिणा करते हुए॥३॥सूर्यादि मुख्यग्रहोंकी गति अन्यसीही दीखती है नक्षत्रान्तरमें गमनके कारण इसी भॉति अन्य नक्षत्रोंमें गमन होता है॥४॥यह दोनोगति चक्रवशसे अविरुद्ध है सर्वत्रही यह निर्णय है. यही भगवान् आदिपुरुष लोकभावन॥५॥नारायण सबके आधार लोकोंकी शुभकामनाके निमित्त भ्रमण करते हैं यही कर्मशुद्धीके निमित्त त्रयीमय कहे जाते हैं ॥ ६ ॥ वही अविनाशी कवियोद्वारा अवितर्क होकर सूर्यरूपसे बारह भेदसे कहे जाते है. यह स्वयं वसन्तादि षट् ऋतुओंमें ॥ ७ ॥

श्रीनारायणउवाच ॥ अथातःश्रूयतांचित्रंसोमादीनांगमादिकम् ॥ तद्गत्यनुसृतानृणांशुभाशुभनिदर्शना ॥ १ ॥ यथाकुलालचक्रेणभ्रमताभ्रमतांसह ॥ तदाश्रयाणांचगतिरन्याकीटादिनांभवेत् ॥ २ ॥ एवंहिराशिवृंदेनकालचक्रेणतेनच ॥ मेरुंधुरंचसरतांप्रादक्षिण्येनसर्वदा ॥ ३ ॥ ग्रहाणांभानुमुख्यानांगतिरन्येवदृश्यते ॥ नक्षत्रांतरगामित्वाद्भांतरेगमनंतथा ॥ ४ ॥ गतिद्वयंचाऽविरुद्धंसर्वत्रैषविनिर्णयः ॥ सएवभगवानादिपुरुषोलोकभावनः ॥ ५ ॥ नारायणोऽखिलाधारोलोकानांस्वस्तयेभ्रमन् ॥ कर्मशुद्धिनिमित्तंतुआत्मानंवैत्रयीमयम् ॥ ६ ॥ कविभिश्चैववेदेनविजिज्ञास्योऽर्कधाऽभवत् ॥ षट्सुक्रमेणऋतुषुवसंतादिषुचस्वयम् ॥ ७ ॥ यथोपजोपमृतुजान्गुणान्वैविदधातिच ॥ तमेनंपुरुषाःसर्वेत्रय्याचविद्ययासदा ॥ ८ ॥ वर्णाश्रमाचारपथातथाऽम्नातैश्चकर्मभिः ॥ उच्चावचैःश्रद्धयाचयोगानांचवितानकैः ॥ ९ ॥ अंजसाचयजंतेयेश्रेयोविंदंतितेमतम् ॥ अथैषआत्मालोकानांद्यावाभूम्यंतरेणच ॥ १० ॥ कालचक्रगतोभुंक्तेमासान्द्वादशराशिभिः ॥ संवत्सरस्यावयवान्मासःपक्षद्वयंदिवा ॥ ११ ॥ नक्तंचेतिसपादर्क्षद्वयमित्युपदिश्यते ॥ यावताषष्टमंशंसभुंजीतऋतुरुच्यते ॥ १२ ॥ संवत्सरस्याऽवयवःकविभिश्चोपवर्णितः ॥ यावतार्धेनचाऽऽकाशवीथ्यांप्रचरतेरविः ॥ १३ ॥

उनको सेवन करते हुए पूर्तिपूर्वक उनमे गुणस्थापन करते है, इन्हींको सब पुरुष त्रयीवियाद्वारा ॥८॥वर्णाश्रम आचारके मार्गसे तथा वेद उच्चावच कर्मोंद्वारा श्रद्धा और योगसे ॥९॥ निरन्तर अपने अभीष्टके निमित्त यजन करते और कल्याणको प्राप्त होते हैं । यही लोकोके आत्मा द्यावापृथ्वीके अन्तरमें ॥ १० ॥ कालचक्रको प्राप्त हुए मेषादि बारह राशियोंद्वारा बारह मासोंको भोगते हैं । महीने सम्वत्सरके अवयव है, महीनेके दो पक्ष है, दिन ॥ ११ ॥ और रात, सौर परिमाणमें सवादो नक्षत्रोंका भोग होता है. इस परिमाणसे छठे अंश अर्थात् दो राशिका भोग होता है इसका नाम ऋतु है ॥ १२ ॥ यह सम्वत्सरके अवयव कवि

जनोंने वर्णन किये हैं जबतक सूर्य तीन ऋतुमें आकाश वीथीमें विचरण करते है ॥ १३ ॥ उसीको पूर्वपुरुष एक अयन कहते हैं और जब द्यावापृथ्वीके सहित समस्त मंडलमें गमन हो चुकता है॥१४॥तौ बारह ऋतुओंके भोगनेसे उस कालको वर्ष कहते हैं उसके पांच नाम हैं. सम्वत्सर, परिवत्सर इडावत्सर॥ १५॥ अनुवत्सर, इद्वत्सर यह पांच नाम है. सूर्यकी मंद, शीघ्र, सम गतिसे कालज्ञाताओंने ॥१६॥ इसप्रकार सूर्यकी गति कही है अब चन्द्रामादिकी गति सुनो. इसीप्रकार चंद्रमा सूर्यकी किरणोंसे लाख योजन दूर है॥१७॥और सूर्यके सम्वत्सर भोगको दो पखवारोंमें भोगते है ॥ १८ ॥ सवादो दिन चन्द्रमा एक राशिपर रहते है

तंप्राक्तनावर्णयतिअयनमुनिपूजिताः ॥ अथयावन्नभोमंडलंसहप्रतिगच्छति ॥ १४ ॥ कात्स्न्येंनसहभुंजीतकालंतंवत्सरंविदुः ॥ संवत्सरं परिवत्सरमिडावत्सरमेवच ॥ १५ ॥ अनुवत्सरमिद्वत्सरमितिपंचकमीरितम् ॥ भानोर्मांद्यशैघ्र्यसमगतिभिःकालवित्तमैः ॥ १६ ॥ एवंभानोर्गतिःप्रोक्ताचंद्रादीनांनिबोधत ॥ एवंचंद्रोर्करश्मिभ्योलक्षयोजनमूर्द्धतः ॥ १७ ॥ उपलभ्यमानोमित्रस्यसंवत्सरभुजिचसः ॥ पक्षाभ्यांचौषधीनाथोभुंक्तेमासभुजिचसः ॥ १८ ॥ सपादमाभ्यांदिवसभुक्तिपक्षभुजिचरेत् ॥ एवंशीघ्रगतिःसोमोभुंक्तेनूनंभचक्रकम् ॥ १९ ॥ पूर्यमाणकलाभिश्चाऽमराणांप्रीतिमावहन् ॥ क्षीयमाणकलाभिश्चपितॄणांचित्तरंजकः ॥ २० ॥ अहोरात्राणितन्वानःपूर्वापरसुपक्षकैः ॥ सर्वजीवनिकायस्यप्राणोजीवःसएवहि ॥ २१ ॥ भुंक्तेचैकैकनक्षत्रंमुहूर्तेत्रिंशताविभुः ॥ सएवषोडशकलःपुरुषोऽनादिरुत्तमः ॥ २२ ॥ मनोमयोप्यन्नमयोमृतधामासुधाकरः ॥ देवपितृमनुष्यादिसरीसृपसवीरुधाम् ॥ २३ ॥ प्राणाप्यायनशीलत्वात्ससर्वमयउच्यते ॥ ततोभचक्रंभ्रमतियोजनानांत्रिलक्षतः ॥ २४ ॥ मेरुप्रदक्षिणेनैवयोजितंचेश्वरेणतु ॥ अष्टाविंशतिसंख्यानिगणितानिसहाऽभिजित् ॥२५॥

इस प्रकार शीघ्र गतिसे चन्द्रमा नक्षत्रोंको भोगता है॥कलाओंसे पूर्ण होते देवताओंकी प्रीति धारण करते हैं और क्षीणकला होनेमें पितराकों मनरंजन करते हैं ॥१९॥ ॥२०॥पूर्व अपर पक्षसे यह दिन रात्रिका विस्तार करते हैं. सब जीवधारियोंके जीवनका हेतु है कारण कि, अमृतमय है॥२१॥तीस मुहूर्तमें एक एक नक्षत्रको भोगता है यही षोडशकलात्मक अनादि उत्तम पुरुष है॥२२॥मनोमय अन्नमय अमृतके धाम सुधाकर देव, पितर, मनुष्य, सरीसृप, वीरुध॥२३॥यह सबके प्राणोंका आयतन है शीलवान् होनेसे सर्वमय है. इसके आगे तीन लाख योजनमें नक्षत्रचक्र भ्रमण करता है ॥ २४ ॥ यह सब ईश्वरद्वारा नियुक्त हुए मेरुकी प्रदक्षिणा करते है. यह

है और जहां तिरोभाव है वही अस्त है॥ २३ ॥ वास्तविक सूर्यका उदय अस्त नहीं है,सदाहीउदय है अपने दीखने और न दीखनेको उदयास्त मानलिया है॥ २४ ॥ शक्रादिके पुरमे स्थित होते यही इन्द्र,यम,सोम,तीनोपुरोको किरणोसे स्पर्श करते हैं,तथा विकर्णमे स्थित हो ईशान कोण और वह्निकोणको स्पर्श करते हैं और जब वह्निपुरमें होते है तब त्रिकोण अर्थात् वह्निकोण, निर्ऋतिकोण ईशानकोण इन्द्रपुर और यमपुरको स्पर्श करते हैं, शेप मेरुसे व्यवधान हुए रहते हैं. इसी प्रकार याम्यादि पुरकी स्थितिमें जानना ॥ २५ ॥ सब द्वीप और वर्षोंके मेरु उत्तरमे स्थित है जो जहां सूर्योदय देखते हैं उसेही पूर्व कहते है ॥ २६ ॥ उसीके वामभागमें मेरु होता है यह निर्णय है. जब इन्द्रपुरीसे पन्द्रह घडीमें यमपुरीमें आते हैं ॥ २७ ॥ तब यमपुरी आतेमें दो करोडसे तीन लाख पचहत्तर सहस्र योजन मार्ग

नैवास्तमनमर्कस्यनोदयःसर्वदासतः ॥ उदयास्तमनाख्यंहिदर्शनादर्शनंरवेः ॥ २४ ॥ शक्रादीनांपुरेतिष्ठन्स्पृशत्येषपुरत्रयम् ॥ विकर्णौद्वौ विकर्णस्थस्त्रीन्कोणान्द्वेपुरेतथा ॥ २५ ॥ सर्वेषांद्वीपवर्षाणांमेरुरुत्तरतःस्थितः ॥ यैर्यत्रदृश्यतेभानुःसैवप्राचीतिचोच्यते ॥ २६ ॥ तद्वामभागतोमेरुर्वर्ततेतिविनिर्णयः ॥ यदिचैंद्र्याःप्रचलतेघटिकादशपंचभिः ॥ २७ ॥ याम्यांतदायोजनानांसपादंकोटियुग्मकम् ॥ सार्धद्वादशलक्षाणिपंचनेत्रसहस्रकम् ॥२८॥प्रक्रामतिसहस्रांशुःकालमार्गप्रदर्शकः ॥एवंततोवारुणींचसौम्यामैंद्रींसहस्रदृक् ॥२९॥ पर्येतिकालचक्रात्माद्युमणिःकालवृद्धये॥तथाचाऽन्येग्रहाःसोमादयोयेदिविचारिणः ॥३०॥नक्षत्रैःसहचोद्यंतिसहचास्तंव्रजंतिते ॥ एवंमुहूर्तेनरथोभानोरष्टशताधिकम् ॥ ३१॥योजनानांचतुस्त्रिंशल्लक्षाणिभ्रमतिप्रभुः ॥ त्रयीमयश्चतुर्दिक्षुपुरीषुचसमीरणात् ॥३२ ॥ प्रवहाख्यात्सदाकालचक्रंपर्येतिभानुमान् ॥ यस्यचक्रंरथस्यैकंद्वादशारंत्रिनाभिकम् ॥३३॥षण्नेमिकवयस्तंचवत्सरात्मकमूचिरे॥ मेरुमूर्धनितस्याऽक्षोमानसोत्तरपर्वते ॥३४॥ कृतेतरविभागोयःप्रोतंतत्ररथांगकम्॥ तैलकारकयंत्रेणचक्रसाम्यंपरिभ्रमन् ॥ ३५ ॥

चलना होता है॥ २८ ॥ कालमार्गको दिखानेवाले इतना मार्ग आक्रमण करते हैं.इसीप्रकार वरुण सोम और फिर इन्द्रकी पुरीमे आते हैं॥ २९ ॥ इसप्रकार यह दिनमणि काल ज्ञानके निमित्त परिक्रमण करते हैं तथा और भी जो चन्द्र आदि ग्रह द्युलोकमें विचरण करते हैं ॥ ३० ॥ नक्षत्रोंके साथ उदय और अस्तको प्राप्त होते हैं,इसप्रकार एक मुहूर्तमें सूर्यका रथ॥ ३१ ॥ चौतीस लाख आठसौ योजन भ्रमण करता है.यह त्रयीविद्यामय वायुद्वारा चारों पुरियोमें गमन करते है ॥ ३२॥ प्रवह नामक वायुद्वारा कालचक्ररूप सूर्य भ्रमण करता है जिसका सम्वत्सररूप एक पहिया बारह महिने रूप बारह आरे तीन चातुर्मास्य नाभि ॥ ३३ ॥ षट्ऋतु रूप नेमि है कवि इसकोही सम्वत्सरात्मा कहते हैं. मेरुके शिरोभाग मानसोत्तर पर्वतमें इसका अक्ष धुर हैं ॥ ३४ ॥ इसी सूर्यचक्रके प्रान्तभागद्वारा अपरापर

कलाकाष्ठा मुहूर्त, याम, प्रहर, अहोरात्र और पक्षादि विभक्त हुए हैं, इसी निमित्त यह चक्र चलता है. भगवान् भानुमान् तैलकारके यंत्रके समान इस चक्रको भ्रमण कराते मानसोत्तर नामक उल्लिखित पर्वतकी पारिक्रमा करते है. चक्रके पूर्वभागमें वे अक्ष और दूसरे भागमे अक्ष सन्निवेशित हुआ है ॥ ३५ ॥ ३६ ॥ दूसरा पारिमाण इसका एक चतुर्थांश है यह तैलयंत्रके अक्षानुरूप कहा है। इसके ऊपरी भागमें जगत्पति सूर्यका भाग कहा गया है ॥ ३७ ॥ सूर्यका उपवेशन स्थान अर्थात् जहाँ स्थित हुआ जाताहै वह श्रेष्ठ उनके ॥ ३८ ॥ रथका नीड छत्तीस लाख योजन है, उसीके तुर्यभागमें इसकी दीर्घता है और शास्त्रोंमें इत नाही इस रथका युग ( जुआ ) कहा है। इसमें गायत्री आदि छन्दनामके सात अश्व सूर्यके सारथीने लगाये है ॥ ३९ ॥ यही लोकोंके सुखके निमित्त आदित्य देवको वहन करते है। अरुण सारथि सूर्यके आगे स्थित होकर भी प्रत्यङ्मुख स्थित हैं ॥ ४० ॥ यह गरुडके वडे भ्राता रथवाहका कर्म करते है इसीप्रकार

मानसोत्तरनाम्नीहगिरौपर्यैतिचांशुमान् ॥ तस्मिन्नक्षेकृतंमूलंद्वितीयोऽक्षोध्रुवेकृतः ॥ ३६ ॥ तुर्यमानेनतैलस्ययंत्राक्षवदितीरितः ॥ कृतोपरित नोभागःसूर्यस्यजगतांपतेः ॥ ३७ ॥ रथनीडस्तुषट्त्रिंशल्लक्षयोजनमायतः ॥ तत्तुर्यभागतःसोऽयंपरिणाहेनकीर्तितः ॥ ३८ ॥ तावानर्करथ स्याऽत्रयुगस्तस्मिन्हयाःशुभाः ॥ सप्तच्छंदोभिधानाश्वसूरसूतेनयोजिताः ॥ ३९ ॥ वहंतिदेवमादित्यंलोकानांसुखहेतवे ॥ पुरस्तात्सवितुः सूतोऽरुणःपश्चान्नियोजितः ॥ ४० ॥ सौत्येकर्मणिसंयुक्तोवर्ततेगरुडाग्रजः ॥ तथैववालखिल्याख्याऋषयोंगुष्टपर्वकाः ॥ ४१ ॥ प्रमाणेनपरि ख्याताःषष्टिसाहस्रसंख्यकाः ॥ स्तुवंतिपुरतःसूर्यंसूक्तवाक्यैःसुशोभनैः ॥ ४२ ॥ तथाचाऽन्येचऋषयोगंधर्वाअप्सरोरगाः॥ ग्रामण्योयातुधा नाश्वदेवाःसर्वेपरेश्वरम् ॥४३ ॥ एकैकशःसतसप्तमासिमासिविरोचनम् ॥ सार्धलक्षोत्तरंकोटिनवकंभूमिमंडलम् ॥ ४४ ॥ द्विसहस्रंयोजनानां सगव्यूत्युत्तरंक्षणात् ॥ पर्येतिदेवदेवेशोविश्वव्यापीनिरंतरम् ॥४५॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेऽष्टमस्कंधेपंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

अंगुष्ठप्रमाणवाले वालखिल्यनामक ऋषि ॥ ४१ ॥ साठ सहस्र सूर्यकी ओर मुख किये सूक्तवाक्योंसे सूर्यकी स्तुति करते चलते हैं ॥४२ ॥ इसीप्रकार और ऋषि गंधर्व, अप्सरा, उरग, ग्रामणी, यातुधानदेवता, यह सब इन परमेश्वरको ॥ ४३ ॥ प्रत्येक चौदह, वारह, सात, गुणे महीने महीनेमें, विरोचनदेवकी सेवा करते हैं अर्थात् एक एक सात सात गणमें विभक्त होकर इन परमज्योतिर्मय शरीरी परमेश्वररूपी भानुमान्की उपासना करते हैं और नौ करोड ॥४४ ॥ एकलाख बावन हजार दो योजन भूमण्डलके पारिमाणमें देवदेवेश्वर सर्वव्यापी एक क्षणमें परिभ्रमण करते है औरं क्षणमात्रकोभी विश्राम नहीं करते ॥ ४५ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धे भाषाटीकायां पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

अभिजित् सहित अट्ठाईस नक्षत्र हैं॥ २५॥ इसके ऊपर दो लाख योजन शुक्र है यह आगे भोगेहुए सूर्यके नक्षत्रको पश्चात् भोगता है अर्थात् आगे पीछे और संमुख चलते है ॥ २६॥ यहभी शीघ्र समान मंदगतिसे विचरण करता है यह लोकोंके अनुकूल सुखदायक कहे गये है ॥ २७ ॥ हे मुने! शुक्र वृष्टि रोकनेवाले ग्रहोंकी शांति करता है शुक्रसे बुध दो लाख योजन दूर है॥ २८॥ इसकी भी शुक्रके समान शीघ्र मंद और समान गति है. जिस समय बुध सूर्यसे दूर हो जाता है उस समयमें ॥ २९॥ अतिपवन, अभ्रपात और अनावृष्टिका भय सूचन करता है उसके आगे मंगल दो लाख योजन ऊंचा है ॥ ३० ॥ यह तीन तीन पक्षमें एक एक राशिको भोगता है. यदि वक्री न हो तौ तीन पक्षमें एक राशि पूर्ण करता है ॥ ३१ ॥ यह प्रायः अशुभ ग्रह दुःखोंको सूचन करता है। इसके आगे दो लाख

ततःशुक्रोद्विलक्षेणयोजनानामथोपरि॥ पुरःपश्चात्सहैवासावर्कस्यपरिवर्तते॥ २६॥ शीघ्रमंदसमानाभिर्गतिभिर्विचरन्विभुः॥ लोकानामनुकूलोऽयंप्रायःप्रोक्तःशुभावहः॥ २७॥ वृष्टिविष्टंभशमनोभार्गवःसर्वदामुने॥ शुक्राद्बुधःसमाख्यातोयोजनानांद्विलक्षतः ॥ २८॥ शीघ्रमंदसमानाभिर्गतिभिःशुक्रवत्सदा॥ यदार्काद्व्यतिरिच्येतसौम्यःप्रायेणतत्रतु॥ २९॥ अतिवाताभ्रपातानावृष्ट्यादिभयसूचकः॥ उपरिष्टात्ततोभौमोयोजनानांद्विलक्षतः॥ ३०॥ पक्षैस्त्रिभिस्त्रिभिःसोऽयंभुंक्तेराशीनथैकशः॥ द्वादशाऽपिचदेवर्षेयदिवक्रोनजायते॥ ३१॥ प्रायेणाऽशुभकृत्सोऽयंग्रहोघानांचसूचकः॥ ततोद्विलक्षमानेनयोजनानांचगीष्पतिः॥ ३२॥ एकैकस्मिन्नथोराशौभुंक्तेसंवत्सरंचरन् ॥ यदिवक्रोभवेन्नैवाऽनुकूलोब्रह्मवादिनाम् ॥ ३३॥ ततः शनैश्चरोघोरोलक्षद्वयपरोमितः ॥ योजनैःसूर्यपुत्रोयंत्रिंशन्मासैःपरिभ्रमन् ॥ ३४ ॥ एकैकराशौपर्येतिसर्वान्राशीन्महाग्रहः ॥ सर्वेषामशुभोमंदःप्रोक्तःकालविदांवरैः ॥ ३५ ॥ ततउत्तरतःप्रोक्तमेकादशसुलक्षकैः ॥ योजनैःपरिसंख्यातंसप्तर्षीणांचमंडलम्॥ ३६ ॥ लोकानांशंभावयंतो मुनयःसप्ततेमुने ॥ यत्तद्विष्णुपदंस्थानंदक्षिणंक्रमतेचते ॥ ३७ ॥ इतिश्रीदे०म०अष्टमस्कंधेषोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ अथर्षिमंडलादूर्ध्वंयोजनानांप्रमाणतः ॥ लक्षैस्त्रयोदशमितैःपरमंवैष्णवंपदम् ॥ १ ॥

योजनपर बृहस्पति ॥ ३२॥ एक एक राशिको यदि वक्री न हो तौ एक वर्षमें भोगता है वक्री न होनेपर यह ब्रह्मवादियोंको अनुकूल होता है ॥ ३३ ॥ इसके ऊपर दो लाख योजन घोर ग्रह शनिश्चर रहता है यह तीस महीनेमें एक राशिपरसे चलता है ॥ ३४॥ इसप्रकार यह महाग्रह बारह राशि भोग करता है। ज्योतिषियोंने इसे सबके निमित्त अशुभ कहा है ॥ ३५॥ इसके ऊपर ग्यारह लाख योजनपर सप्तर्षियोका मंडल है ॥ ३६ ॥ हे नारद ! यह सातो मुनिलोकोंके मंगल निमित्त विष्णुपद स्थानकी प्रदक्षिणा करते हैं ॥ ३७॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धे भाषाटीकायां षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ श्रीनारायण बोले सप्तर्षिमण्डलसे

तेरह लाख योजन आगे परमवैष्णवपद है ॥१॥ जहां महाभागवत लोकवंदित उत्तानपादपुत्र, ध्रुव इन्द्र, अग्नि कश्यप ॥२॥ धर्मके सहित स्थित हैं और देखने
वाले सदाही उनकी बहुत मानना करते हैं ॥ ३ ॥ कल्पपर्यन्त जीनेवाले भगवत्‌की सब उपासना करते हैं. ज्योतिश्चक्रमें प्राप्त सब ग्रह नक्षत्रोंको ॥ ४ ॥
अव्यक्तगतिसे भ्रमण कराते हुए ईश्वरने इनको स्थाणुके समान निश्चल किया है ॥ ५ ॥ देवपूजित हो अपनी कान्तिसे सबको प्रकाश करते हैं जैसे
मेढिस्तंभमें बँधेहुए पशुगण कर्षकके द्वारा ॥ ६ ॥ उसके चारोंओर मण्डलरूपसे भ्रमण करते हैं ॥ इसीप्रकारसे सब ग्रह नक्षत्र यथाक्रमसे ॥७॥ अन्तर बाहरके
विभागद्वारा कालचक्रमे बँधे है केवल ध्रुवसे अवलम्बित हो वायुसे विचरण करते हैं ॥८॥ आकाशमें जैसे श्येनादि पक्षी उडते है इसीप्रकार कर्म सारथिरूप वायु

महाभागवतःश्रीमान्वर्ततेलोकवंदितः ॥ औत्तानपादिरिंद्रेणवह्निनाकश्यपेनच ॥ २ ॥ धर्मेणसहचैवास्तेसमकालयुजाध्रुवः ॥ बहुमानंदक्षिण
तःकुर्वद्भिःप्रेक्षकैःसदा ॥ ३ ॥ आजीव्यःकल्पजीविनामुपास्तेभगवत्पदम् ॥ ज्योतिर्गणानांसर्वेषांग्रहनक्षत्रभादिनाम् ॥ ४ ॥ कालेनानिमि
षेणायंभ्राम्यतांव्यक्तरंहसा ॥ अवष्टंभस्थाणुरिवविहितश्चेश्वरेणसः ॥ ५ ॥ भासतेभासयन्भासास्वीययादेवपूजितः ॥ मेढिस्तंभेयथायुक्ताःप
शवःकर्षणार्थकाः ॥ ६ ॥ मंडलानिचरंतीमेसवनत्रितयेनच ॥ एवंग्रहादयःसर्वेभगणाद्यायथाक्रमम् ॥ ७ ॥ अंतर्बहिर्विभागेनकालचक्रेनि
योजिताः ॥ ध्रुवमेवाऽवलंब्याशुवायुनोदीरिताश्चरन् ॥ ८ ॥ आकल्पांतंचक्रमंतिखेश्येनाद्याःखगाइव ॥ कर्मसारथयोवायुवशगाःसर्वएवते
॥ ९ ॥ एवंज्योतिर्गणाःसर्वेप्रकृतेःपुरुषस्यच ॥ संयोगानुगृहीतास्तेभूमौननिपतंतिच ॥ १० ॥ ज्योतिश्चक्रंकेचिदेतच्छिशुमारस्वरूपकम् ॥
सोपयोगंभगवतोयोगधारणकर्मणि ॥ ११ ॥ यस्याऽर्वाक्शिरसःकुंडलीभूतवपुषोमुने ॥ पुच्छाग्रेकल्पितोयोऽयंध्रुवउत्तानपादजः ॥ १२ ॥
लांगूलेऽस्यचसंप्रोक्तःप्रजापतिरकल्मषः ॥ अग्निरिंद्रश्चधर्मश्चतिष्ठंतेसुरपूजिताः ॥ १३ ॥ धाताविधातापुच्छांतेकट्यांसप्तर्षयस्ततः ॥ दक्षि
णावर्तभोगेनकुंडलाकारमीयुषः ॥ १४ ॥ उत्तरायणभानीहदक्षपार्श्वेऽर्पितानिच ॥ दक्षिणायनभानीहसव्येपार्श्वेऽर्पितानिच ॥ १५ ॥

रश्मि सारथिद्वारा बँधे हुए नहीं गिरते हैं ॥९॥ इसी प्रकार यह सब ज्योतिर्गण नक्षत्र प्रकृतिपुरुषके संयोगरूप अनुग्रहसे अनुगृहीत हुए नहीं गिरते हैं ॥ १० ॥
ज्योतिश्चक्रको कोई शिशुमारस्वरूपसे कथन करते है कि, भगवान्‌के योगसाधनकार्यसे यथोपयुक्त स्थित है इस्से नहीं गिरता है ॥ ११ ॥ हे मुने ! यह
कुण्डली भूतकलेवरसे नीचा मुख किये स्थित है पुच्छके अग्रभागमें उत्तानपाद ध्रुव स्थित है ॥१२॥ लांगूलमें पापरहित प्रजापति, तथा अग्नि, इन्द्र और धर्म
देवताओंसे पूजित हो स्थित होते हैं॥१३॥ धाता विधाता पुच्छके अन्तमें, कटिमें सप्तऋषि यह दक्षिणावर्तके भोगसे कुंडलाकार है॥१४॥उत्तरायणके नक्षत्र

अभिजितसे पुनर्वसुतक चौदह दक्षपार्श्वमें और पुष्यसे उत्तराषाढ तक चौदह नक्षत्र दक्षिणपार्श्वमे हैं ॥ १५ ॥ कुण्डलरूप शरीरके समान दोनों पार्श्वोंमें बराबर अवयवोंकी संख्या है ॥ १६ ॥अजवीथी पृष्ठभागमें आकाशगंगा उदरमें पुनर्वसु पुष्य दक्षिणवामश्रेणीमें ॥ १७ ॥ आर्द्रा, श्लेषा, पश्चिमके दहने बॉये चरणमें अभिजित उत्तराषाढा दहिनी बाई नासिकामे जानने ॥ १८ ॥ हे नारद ! इसीप्रकार यथासंख्यक श्रवण और पूर्वाषाढा दहिने और बॉये नेत्रोंमें कल्पना किये है ॥ १९ ॥ धनिष्ठा और मूल दहिने बॉये कर्णमें मघाको आदि ले आठ नक्षत्र दक्षिण पार्श्वमें ॥ २० ॥ तथा वामपार्श्वकी अस्थियोंमें जानने,हेमुनि! इसीप्रकार मृगशिरादि उदयनगामी नक्षत्र ॥ २१ ॥ दक्षिणपार्श्वकी अस्थियोंमें प्रतिलोमसे युक्त करे शतभिषा और ज्येष्ठा दहिने बॉये स्कंधमे ॥ २२ ॥

कुंडलाभोगवेशस्यपार्श्वयोरुभयोरपि ॥ समसंख्याश्चावयवाभवंतिकजनंदन ॥ १६ ॥अजवीथीपृष्ठभागेआकाशसरिदौदरे ॥ पुनर्वसुश्चपुष्य श्चश्रोण्यौदक्षिणवामयोः ॥ १७ ॥ आर्द्राश्लेषेपश्चिमयोःपादयोर्दक्षवामयोः ॥ अभिजिच्चोत्तराषाढानासयोर्दक्षवामयोः ॥ १८ ॥ यथासंख्यं चदेवर्षेश्रुतिश्चजलभंतथा ॥ कल्पितेकल्पनाविद्भिर्नेत्रयोर्दक्षवामयोः ॥ १९ ॥धनिष्ठाचैवमूलंचकर्णयोर्दक्षवामयोः ॥ मघादीन्यष्टभानीहदक्षि णायनगानिच ॥ २० ॥ युंजीतवामपार्श्वीयवंक्रिषुक्रमतोमुने ॥ तथैवमृगशीर्षादीन्युदग्भानिचयानिहि ॥ २१ ॥ दक्षपार्श्वेवंक्रिकेषुप्रातिलो म्येनयोजयेत् ॥ शततारातथाज्येष्ठास्कंदयोर्दक्षवामयोः ॥ २२ ॥ अगस्तिश्चोत्तरहनावधरायांहनौयमः ॥ मुखेष्वंगारकःप्रोक्तोमंदःप्रोक्त उपस्थके ॥ २३ ॥ बृहस्पतिश्चककुदिवक्षस्यर्कोग्रहाधिपः ॥ नारायणश्चहृदयेचंद्रोमनसितिष्ठति ॥ २४ ॥ स्तनयोरश्विनौनाभ्यामुशनाः परिकीर्तितः ॥ बुधःप्राणापानयोश्चगलेराहुश्चकेतवः ॥ २५ ॥ सर्वांगेषुतथारोमकूपेतारागणाःस्मृताः ॥ एतद्भगवतोविष्णोःसर्वदेवमयंव पुः ॥ २६ ॥ संध्यायांप्रत्यहंध्यायेत्प्रयतोवाग्यतोमुनिः ॥ निरीक्षमाणश्चोत्तिष्ठेन्मंत्रेणानेनधीधरः ॥ २७ ॥ नमोज्योतिर्लोकायकालायाऽ निमिषांपतयेमहापुरुषायाऽभिधीमहीति ॥ २८ ॥

उत्तरठोढीमे अगस्त्य, नीचेकी ठोढीमें यम, मुखमे मंगल, उपस्थमें शनि ॥२३॥ बृहस्पति ककुदमें, वक्षस्थलमें ग्रहाधिपसूर्यनारायण हृदयमें, चन्द्रमा, मनमें, ॥ २४ ॥ अश्विनीकुमार स्तनोमें, नाभिमें शुक्र, प्राणापानमें बुध, गलेमे राहु केतु ॥ २५ ॥ सर्वांग और रोमकूपमें तारागण यह भगवान् विष्णुका सर्व देवमय शरीरहै [ यह अलंकार है ] ॥ २६॥ जो मौन हो प्रतिसंध्यामे इसका ध्यान करता है और इस मंत्रसे जो बुद्धिमान् देखता हुआ उठता है उसका कल्याण होताहै ॥ २७ ॥ ज्योतिर्लोक काल अनिमिषोंके पति महापुरुषका ध्यान करते हुए प्रणाम करते है ॥ २८ ॥

ग्रह नक्षत्र तारामय आप त्रिकालमें मंत्र पाठ करनेवालोंके पाप दूर करते हो आपको नमस्कार है और त्रिकालमें स्मरण करनेवालेके पाप दूर तत्काल होते हैं ॥२९॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तदशोऽध्यायः॥१७॥श्रीनारायण बोले सूर्यसे दशसहस्र योजन नीचे अयोग्य दारुण राहुका मंडल है ॥ १ ॥ यही सिंहिका पुत्र राहु सूर्य चन्द्रमाका मर्दन करनेवाला है इसने विष्णुके अनुग्रहसे अमरत्व और नक्षत्रत्व प्राप्त किया है ॥२॥ जो यह सूर्यका बिम्ब१०००० योजन तपता है उसका छादन करनेवाला यह असुर है, चन्द्रमण्डल बारह सहस्र योजन है ॥३॥तेरह सहस्र योजन होनेसे चन्द्रमाको राहु

ग्रहर्क्षतारामयमाधिदैविकंपापापहंमंत्रकृतांत्रिकालम् ॥ नमस्यतःस्मरतोवात्रिकालंनश्येतत्तत्कालजमाशुपापम् ॥ २९ ॥ इतिश्रीदेवीभागते महापुराणेऽष्टमस्कंधेसप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ अधस्तात्सवितुःप्रोक्तमयुतंराहुमंडलम् ॥ नक्षत्रवच्चरतिचसैंहिकेयोऽत दर्हणः ॥ १ ॥ सूर्याचंद्रमसोरेवमर्दनःसिंहिकासुतः ॥ अमरत्वंचखेटत्वंलेभेयोविष्णवनुग्रहात् ॥ २ ॥ यददस्तरणेर्बिंबंतपतोयोजनायुतम् ॥ तच्छादकोऽसुरोज्ञेयोऽप्यर्कसाहस्रविस्तरम्॥३॥ त्रयोदशसहस्रंतुसोमस्याच्छादकोग्रहः ॥ यःपर्वसमयेवैरानुबंधीछादकोऽभवत् ॥४ ॥ सूर्याचं द्रमसोदूराद्ध्वेच्छादनकारकः॥तन्निशम्योभयत्रापिविष्णुनाप्रेरितंस्वकम् ॥५॥ चक्रंसुदर्शनंनामज्वालामालातिभीषणम् ॥ तत्तेजसादुःसहेनस मंतात्परिवारितम्॥६॥मुहूर्तोद्विजमानस्तुदूराच्चकितमानसः।आरान्निवर्ततेसोऽयमुपरागइतीवह॥७॥ उच्यतेलोकमध्येतुदेवर्षेअवबुध्यताम् ॥ ततोऽधस्तात्समाख्यातालोकाःपरमपावनाः॥८॥सिद्धानांचारणानांचविद्याध्राणांचसत्तम।योजनायुतविख्यातालोकाःपुण्यानिषेविताः॥९॥

आच्छादन करता है जो अमावस्या और पूर्णिमाके पर्वसमयमें वैरसे आच्छादनकी इच्छा करता है ॥४॥ दूर होनेसे भी यह सूर्य चन्द्रका आच्छादक होता है आच्छादन श्रवण होतेही विष्णु अपना ॥ ५ ॥ अग्निकी लपटोंसे भीषण सुदर्शन चक्र प्रेरित करते है, इसके दुस्सह तेजसे सब ओर घेरा हुआ॥६॥एक मूहूतम ही खेदको प्राप्त होकर चकित मन होकर समीपसे ही निवृत्त होजाता है इसीका नाम ग्रहण है ॥ ७ ॥ हे देवर्षे ! लोकमे इकसे ग्रहण कहते है सो तुम जानो इसके नीचे परम पवित्र लोक ॥ ८ ॥ सिद्ध चारण और विद्याधरोंके है यह पुण्य निषेवितलोक १०००० दश सहस्र योजनके मध्यमें है ॥ ९ ॥

हे देवर्षे ! इसकेनीचे यक्ष, राक्षस, पिशाच, प्रेत भूतोंके विहारस्थान हैं ॥ १० ॥ जहांतक वायु बहनकरती है वह अन्तारिक्ष[1] है और जहांतक मेघ हैं यहांतक इसकी अवधि है ॥ ११ ॥ हे द्विजोत्तम ! इसके नीचे सौ योजनमें गरुड, श्येन, ( गिद्ध ) सारस ॥ १२ ॥ हंसादिक पृथ्वीपर होनेसे पार्थिव कहाते और उड ते हैं यह तुमसे पृथ्वीका सन्निवेश वर्णन किया ॥ १३ ॥ हे नारद ! इस पृथ्वीतलमें भी सात विवर हैं इनमें एक एक दश दश सहस्र योजनमें है ॥ १४ ॥ यह बडे विख्यात १०००० अयुत योजनके अन्तरमे स्थित सब ऋतुओंमें सुखदायक है पहला अतल, दूसरा वितल ॥ १५ ॥ तीसरा सुतल चौथा तलातल पांचवां महातल छठा रसातल ॥ १६ ॥ सांतवा पाताल है. हे विप्र ! इसप्रकार सात विवर है इन बिलोंमें स्वर्गसे अधिक ऐश्वर्य है ॥ १७ ॥ कामभोग,

ततोऽप्यधस्ताद्देवर्षेयक्षाणांचसरक्षसाम् ॥ पिशाचप्रेतभूतानांविहाराजिरमुत्तमम् ॥ १० ॥ अंतरिक्षंचतत्प्रोक्तंयावद्वायुःप्रवातिहि ॥ यावन्मेघास्ततोर्वांतितत्प्रोक्तंज्ञानकोविदैः ॥ ११ ॥ ततोऽधस्ताद्योजनानांशतंयावद्द्विजोत्तम ॥ पृथिवीपरिसंख्यातासुपर्णश्येनसारसाः ॥ १२ ॥ हंसादयःप्रोत्पतंतिपार्थिवाःपृथिवीभवाः॥भूसन्निवेशावस्थानंयथावदुपवर्णितम् ॥ १३ ॥ अधस्तादवनेःसप्तदेवर्षेविवराःस्मृताः ॥ एकैकशोयोजनानामायामोच्छ्रायतःपुनः॥१४॥अयुतांतरविख्याताःसर्वर्तुसुखदायकाः ॥ अतलंप्रथमंप्रोक्तंद्वितीयंवितलंतथा ॥१५॥ तृतीयंसुतलंप्रोक्तंचतुर्थंवैतलातलम् ॥ महातलंपञ्चमंचषष्ठंप्रोक्तंरसातलम् ॥ १६॥ सप्तमंविप्रपातालंसप्तैतेविवराःस्मृताः । एतेषुबिलस्वर्गेषुदिवोप्यधिकमेवच ॥१७॥ कामभोगैश्वर्यसुखसमृद्धभुवनेषुच ॥ नित्योद्यानविहारेषुसुखास्वादःप्रवर्तते ॥ १८ ॥ दैत्याश्चकाद्रवेयाश्चदानवाबलशालिनः॥ नित्यंप्रमुदिताःरक्ताःकलत्रापत्यबंधुभिः ॥ १९ ॥ सुहृद्भिरनुजीवाद्यैःसंयुताश्चगृहेश्वराः ॥ ईश्वरादप्रतिहतकामामायाविनश्वते ॥ २० ॥ निवसंतिसदाहृष्टाःसर्वर्तुसुखसंयुताः ॥ मयेनमायाविभुनायेषुयेषुचनिर्मिताः ॥ २१ ॥ पुरःप्रकामशोभक्तामणिप्रवरशालिनः ॥ विचित्रभवनाट्टालगोपुराद्याःसहस्रशः ॥ २२ ॥

ऐश्वर्य, सुख समृद्धिके भुवन नित्य उद्यानोंका विहार सदा सुखरूप होता है ॥ १८ ॥ दैत्य कद्रूके पुत्र तथा बडे बलशाली दानव अपने कलत्र सन्तान बंधुआदिके सहित सदा आनंदसे रहते है ॥ १९ ॥ अपने सुहृद और अनुजीवियोंसे युक्त गृहोंमें रहते है कोई भी उनकी कामना नहीं रोक सकता वे सब मायावी होते है ॥ २० ॥ यह सब ऋतुओंमें सुखसे सम्पन्न हो निवास करते है, वे स्थान मायावी मयने बनाये है ॥ २१ ॥ जिनकी मणिमुक्ताओंसे बडी शोभा हो रही है, भवनोंकी सहस्रों अटारी छज्जोंकी शोभा हो रही है ॥ २२ ॥

१ ताराआदि रहित स्थान ।

सभा चौराहे आँगनोंकी शोभा देवसदनोंका तिरस्कार करती है. नाग असुरोंके मिथुन, तथा कबूतर मैना ॥ २३ ॥ तथा कृत्रिम भूमिपै उत्तम गृह शोभित होते
है. अलंकृत हुए उद्यान शोभाको प्राप्त हो रहे है ॥ २४ ॥ जहांके विशाल फल'' पुष्प मनको प्रसन्न करनेवाले हैं ललनाओंके विलासयोग्य जहांके स्थान
शोभा पाते है ॥२५॥ अनेक विहंगोंके समूहसे जहांकी जलराशि शोभित होती है । स्वच्छ जलसे पूर्ण ह्रद जिनमें पाठीन जातिकी मछली शोभित होती हैं ॥
॥ २६ ॥ अनेक प्रकारके जलमें होनेवाले जन्तु जहांके जलोंको क्षुब्ध करते हैं. कुमुद, उत्पल, कह्लार, नील लालकमल ॥ २७ ॥ इनमें अपना विहारस्था
न कल्पना किये हैं इन्द्रियोंको आनंद दायक अनेक शब्द कर रहे हैं ॥ २८ ॥ बहुत क्या देवताओंकी परमलक्ष्मीको तिरस्कार करते हैं. जहां कालके

सभाचत्वरचैत्यादिशोभाढ्याःसुरदुर्लभाः ॥ नागासुराणांमिथुनैःसपारावतसारिकैः ॥ २३ ॥ कीर्णकृत्रिमभूमिश्वविवरेशगृहोत्तमैः ॥
अलंकृताश्चकासंतिउद्यानानिमहांतिच ॥ २४ ॥ मनःप्रसन्नकारीणिफलपुष्पविशालिभिः ॥ ललनानांविलासार्हस्थानैःशोभितभांजिच
॥२५॥नानाविहंगमव्रातसंयुक्तजलराशिभिः॥स्वच्छार्णपूरितह्रदैःपाठीनसमलंकृतैः ॥२६॥जलजंतुक्षुब्धनीरनीरजातैरनेकशः॥कुमुदोत्पलक
ह्लारनीलरक्तोत्पलैस्तथा॥२७॥तेषुकृतनिकेतानांविहारैःसंकुलानिच॥इंद्रियोत्सवकारैश्चतथैवविविधैःस्वरैः ॥२८॥अमराणांचपरमांश्रियंचाऽ
तिशयंतिच॥यत्रनैवभयंकापिकालांगैर्दिनरात्रिभिः ॥२९॥ यत्राऽहिप्रवराणांचशिरःस्थैर्मणिरश्मिभिः॥ नित्यंतमःप्रबाध्येतसदाप्रस्फुटकांति
भिः॥३०॥नवाएतेषुवसतांदिव्यौषधिरसायनैः॥रसान्नपानस्नानाद्यैर्नाऽधयोनचव्याधयः ॥३१॥ वलीपलितजीर्णत्ववैवर्ण्यस्वेदगंधताः॥अनु
त्साहवयोवस्थानबाधंतेकदाचन॥३२॥कल्याणानांसदातेषांनचमृत्युभयंकुतः॥भगवत्तेजसोऽन्यत्रचक्राच्चैवसुदर्शनात् ॥३३॥यस्मिन्प्रविष्टेदै
तेयवधूनांगर्भराशयः॥प्रायोभयात्पतंत्येवस्रवंतिब्रह्मपुत्रक॥३४॥इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेऽष्टमस्कन्धेऽष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥

अंगवाले दिन रातका कुछ भय नहीं है ॥ २९ ॥ जहाँ बड़े बड़े सर्पोंके शिरोंकी मणियोसे कभी अंधकार न होकर प्रकाश बना रहता है ॥ ३० ॥ यहांके
निवासियोंको दिव्य औषधि रसायनसे रस अन्नपान स्नानादिके कारण आधि व्याधि नहीं होती ॥ ३१ ॥ वली, बाल पकना, जीर्णता, विवर्णता, स्वेद, दुर्ग
न्ध अनुत्साह, शरीरकी अवस्थाके गुण कभी बाधा नहीं देते ॥ ३२ ॥उनको सदा कल्याण रहता है मृत्युका अन्यत्र भय नहीं होता भगवान्‌के तेज और
चक्र सुदर्शनको छोडकर अन्यत्र भय नहीं है ॥ ३३ ॥ हे नारद ! जिसमें भगवान्‌के तेज प्रविष्ट होनेसे दैत्यस्त्रियोंके गर्भ भयसे पतित होजाते है ॥ ३४ ॥
इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेऽष्टमस्कन्धे भाषाटीकायाम् अष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥

श्रीनारायण बोले हे नारद ! पहले अतलनामक विवरमें मयपुत्र बलगर्वका खंडन करनेवाला निवास करता है ॥ १ ॥ जिसने सर्वार्थ साधक ९६ छानवे माया सृजन की हैं, जो कोई उनको धारण करता है वह मायावी होता है॥ २॥ उस बलीबलके जँभाई लेनेसे त्रिलोकीको मोहित करनेवाली स्त्री प्रगट हो जाती हैं ॥ ३ ॥ पुंश्चली, स्वैरिणी तथा दूसरी कामिनी प्रगट होती है जो बिलमें प्रविष्ट हुए पुरुषको॥ ४॥ हाटकरससे संभोगमें समर्थ करके नपने विलास अवलोकन अनुरागस्मित आलिंगनादि ॥ ५ ॥ तथा संलाप और विभ्रमादिसे रमण कराती है. जिसके उपयोगमें मनष्य अपनेको बहुत मानता है॥ ६॥ मैं ईश्वर सिद्धि और दशसहस्र

श्रीनारायणउवाच॥ प्रथमेविवरेविप्रअतलाख्येमनोरमे॥ मयपुत्रोबलोनामवर्ततेऽखर्वगर्वकृत्॥ १॥ षण्णवत्योयेनसृष्टामायाःसर्वार्थसाधिकाः॥ मायाविनोयाश्चसद्योधारयंतिचकाश्चन ॥ २ ॥ जृंभमाणस्ययस्यैवबलस्यबलशालिनः ॥ स्त्रीगणाउपपद्यंतेत्रयोलोकविमोहनाः ॥ ३ ॥ पुंश्चल्यश्चैवस्वैरिण्यःकामिन्यश्चेतिविश्रुताः॥ यावैबिलायनंप्रेष्ठंप्रविष्टंपुरुषंरहः ॥ ४ ॥ रसेनहाटकाख्येनसाधयित्वाप्रयत्नतः ॥ स्वविलासावलोकानुरागस्मितविगूहनैः ॥ ५॥ संलापविभ्रमाद्यैश्चरमयंत्यपिताःस्त्रियः ॥ यस्मिन्नुपयुक्तेजनोमनुतेबहुधास्वयम् ॥ ६ ॥ ईश्वरोऽहमहंसिद्धोनागायुतबलोमहान्॥ आत्मानंमन्यमानःसन्मदांधइवकथ्यते ॥ ७ ॥ एवंप्रोक्तास्थितिश्चात्रअतलस्यचनारद ॥ द्वितीयविवरस्यात्रवितलस्य निबोधत ॥ ८ ॥ भूतलाधस्तलेचैववितलेभगवान्भवः ॥ हाटकेश्वरनामाऽयंस्वपार्षदगणैर्वृतः ॥ ९॥ प्रजापतिकृतस्यापिसर्गस्यबृंहणायच ॥ भवान्यामिथुनीभूयआस्तेदेवाधिपूजितः ॥ १० ॥ भवयोर्वीर्यसंभूताहाटकीसरिदुत्तमा ॥ समिद्धोमरुतावह्निरोजसापिवतीवहि ॥ ११ ॥ तन्निष्ठ्यूतंहाटकाख्यंसुवर्णंदैत्यवल्लभम् ॥ दैत्यांगनाभूषणार्हंसदासंधारयंतिहि ॥ १२ ॥ तद्बिलाधस्तलात्प्रोक्तंसुतलाख्यंबिलेश्वरम् ॥ पुण्यश्लोकोबलिर्नामाआस्तेवैरोचनिर्मुने ॥ १३ ॥

हाथीका बलवाला हूं वह ऐसे अपनेको मान्ता हुआ मदान्ध हो जाता है ॥ ७॥ हे नारद ! यह आपसे अतलकी स्थिति कही. अब दूसरे विवर वितलका वृत्तान्त सुनो ॥ ८ ॥ भूतलके अधस्थल वितलमें भगवान् शिव हाटकेश्वरनामसे अपने पार्षद और गणोंसे संयुक्त हो॥ ९॥ प्रजापतिके किये सर्गके बढानेके निमित्त देवताओंसे पूजित हुए भवानीके सहित विराजते हैं॥ १०॥ शिवके वीर्यसे यहां हाटकी सरित् प्रगट हुई है जो बढी हुई पवन और अग्निको अपने तेजसे बाहरही पान करलेती है ॥ ११॥ वह्निद्वारा उगला हुआ वह हाटकनाम सोना दैत्योंको बहुत प्यारा है दैत्योंकी स्त्रीजन भूषण बनाय सदा उसे धारण करती हैं ॥ १२॥ उस बिलके नीचे सुतल है

यहाँ पुण्यश्लोक विरोचन पुत्र राजा बलि निवास करता है ॥ १३ ॥ महेन्द्रदेवका प्रिय करनेकी इच्छासे त्रिविक्रम भगवान् सुतलमें बलिको लाये ॥ १४ ॥ त्रिलोककी लक्ष्मी आक्षिप्त कर दैत्यराट्को वहां स्थापित किया जो लक्ष्मी इन्द्रादिकोंभी प्राप्त नहीं वह राजा बलिके है ॥ १५ ॥ वह सुतलपति निर्भय हो भगवान् वामनजीकी आराधना करते हुए आजतक वर्तमान हैं ॥ १६ ॥ पात्रभूत जगदीश्वरको भूमिदान करनेकाही यह फल है. हे नारद! ऐसा महात्मा जन वर्णन करते है सो यह अयुक्त नहीं है ॥१७ ॥ वासुदेव भगवान् हरिमें जो अपना पुरुषार्थ लगाते हैं हे विप्र! इस दानका फल सब प्रकार उपयुक्त नहीं है ॥१८॥ जिस देवदेवके विवश होकर नाम लेनेसे अपने किये कर्म बंधनके गुण सर्वथा नष्ट हो जाते हैं ॥ १९ ॥ जिस क्लेशबंधनकी हानिके निमित्त सांख्य

महेंद्रस्यचदेवस्यचिकीर्षुःप्रियमुत्तमम् ॥ त्रिविक्रमोऽपिभगवान्सुतलेबलिमानयत् ॥१४॥ त्रैलोक्यलक्ष्मीमाक्षिप्यस्थापितःकिलदैत्यराट् ॥ इंद्रादिष्वप्यलब्धायासाश्रीस्तमनुवर्तते ॥ १५ ॥ तमेवदेवदेवेशमाराधयतिभक्तितः ॥ व्यपेतसाध्वसोऽद्यापिवर्ततेसुतलाधिपः ॥ १६ ॥ भूमिदानफलंह्येतत्पात्रभूतेऽखिलेश्वरे ॥ वर्णयंतिमहात्मानोनैतद्युक्तंचनारद ॥ १७॥ वासुदेवेभगवतिपुरुपार्थप्रदेहरौ ॥ एतद्दानफलंविप्र सर्वथानहियुज्यते ॥ १८ ॥ यस्यैवदेवदेवस्यनामाऽपिविवशोगृणन् ॥ स्वकीयकर्मबंधीयगुणान्विधुनुतेंजसा ॥ १९ ॥ यत्क्लेशबंधहानायसांख्ययोगादिसाधनम् ॥ कुर्वंतेयतयोनित्यंभगवत्यखिलेश्वरे ॥ २० ॥ नचाऽयंभगवानस्माननुजग्राहनारद ॥ मायामयंचभोगानामैश्वर्यंव्यतनोत्परम् ॥ २१ ॥ सर्वक्लेशाधिहेतुंतदात्मानुस्मृतिमोषणम् ॥ यंसाक्षाद्भगवान्विष्णुःसर्वोपायविदीश्वरः ॥ २२ ॥ याच्ञाछलेनाऽपहृतं सर्वस्वंदेहशेषकम् ॥ अप्राप्तान्योपायईशःपाशैर्वारुणसंभवैः ॥ २३ ॥ बंधयित्वाऽवमुच्यापिगिरिदर्यामिवाऽब्रवीत् ॥ असाविंद्रोमहामूढो यस्यमंत्रीबृहस्पतिः ॥ २४ ॥ प्रसन्नमिममत्यर्थमयाचल्लोकसंपदम् ॥ त्रैलोक्यमिदमैश्वर्यंकियदेवातितुच्छकम् ॥ २५ ॥

योगादिका साधन किया जाता है यति नित्य भगवान् अखिलेश्वरका ध्यान करते है ॥२०॥ हे नारद यह भगवान् नारायण यदि हमको मायामयभोगोंका ऐश्वर्य विस्तार करते हैं ॥ २१ ॥ तो अनुग्रह नहीं है. कारण कि, आत्माकी स्मृतिका नष्ट होना सम्पूर्ण क्लेशोंका कारण है जिसको सब उपायके ज्ञाता भगवान् विष्णुने ॥ २२ ॥याचनाके छलसे हरण कर लिया अर्थात् देहको छोड और सर्वस्व ले लिया शेषभूमि न मिलनेसे वरुणकी पाशोंसे बांधकर ॥ २३ ॥ फिर इस गिरिकंदरामें छोड दिया आप द्वारे रहे । तब भक्तिका प्रताप देख बलिने कहा यह इन्द्र महामूढ है जिसके मंत्री बृहस्पति हैं ॥ २४ ॥ जो प्रसन्नहोकर इसने लोकसम्पत्तिकी याचना की. यह त्रिलोकीका ऐश्वर्य क्या है ? अतितुच्छ है ॥ २५ ॥

जो मूढ कल्याणोंके स्वामी नारायणको छोडकर लोकसम्पदामें आसक्त है वह महा मूढहै हमारे पितामह श्रीमान् प्रह्लाद भगवत्प्रिय ॥२६॥ सर्वलोकका उपकारक भगवतका दासभाव माँगते हुए यद्यपि विष्णु पिताको सम्पूर्ण ऐश्वर्य देते थे॥२७॥पर उन भगवत्प्रियने पिताके उपराम होनेमे इस वातकी इच्छा नहीं की. यह दृश्यमान सब लोक जिसकी उपाधि ॥२८॥ तथा जिसकी ऐश्वरी शक्तिका अन्त नहीं उन भगवान्का स्वरूप वा अन्त हमारी नाई दोषयुक्त कौन जान सका है?इसप्रकार यह दैत्यपति बलि परमपूजित ॥२९॥ सुतलमें वर्तता है, जिसके द्वारपाल स्वयं नारायण है. एक समय लोकोंको रुवानेवाला रावण दिग्विजयमें ॥३०॥सुतलमें

आशिषांप्रभवंमुक्त्वायोमूढोलोकसंपदि ॥ अस्मत्पितामहःश्रीमान्प्रह्लादोभगवत्प्रियः ॥ २६॥ दास्यंवव्रेविभोस्तस्यसर्वलोकोपकारकः ॥ पित्र्यमैश्वर्यमतुलंदीयमानंचविष्णुना ॥ २७ ॥ पितर्युपरतेवीरैर्नैवैच्छद्भगवत्प्रियः ॥ तस्याऽतुलानुभावस्यसर्वलोकोपधीमतः ॥ २८ ॥ अस्मद्विधोनाल्पपक्केतरदोषोवगच्छति ॥ एवंदैत्यपतिःसोऽयंबलिःपरमपूजितः ॥ २९ ॥ सुतलेवर्ततेयस्यद्वारपालोहरिःस्वयम् ॥ एकदादिग्विजयेराजारावणोलोकरावणः ॥ ३० ॥ प्रविशन्सुतलेयेनभक्तानुग्रहकारिणा ॥ पादांगुष्ठेनप्रक्षिप्तोयोजनायुतमत्रहि ॥ ३१ ॥ एवंभूतानुभावोयंबलिःसर्वसुखैकभुक् ॥ आस्तेसुतलराजस्थोदेवदेवप्रसादतः ॥ ३२ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेऽष्टमस्कंधेएकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ ततोधस्ताद्विवरकंतलातलमुदीरितम् ॥ दानवेंद्रोमयोनामत्रिपुराधिपतिर्महान् ॥ १ ॥ त्रिलोक्याःशंकरेणाऽयंपालितोदग्धपूस्त्रयः ॥ देवदेवप्रसादात्तुलब्धराज्यसुखास्पदः ॥ २ ॥ आचार्योमायिनांसोऽयंनानामायाविशारदः ॥ पूज्यतेराक्षसैर्घोरैःसर्वकार्यसमृद्धये ॥ ३ ॥

प्रविष्ट हुआ तब भक्त अनुग्रहकारी भगवान्ने पादके अंगुष्ठसे १०००० योजन फेंक दिया था ॥३१॥ इसप्रकारके प्रभाववाला बलि सब सुखोंका स्थान है वह सुतलराजमे देवदेवके प्रसादसे स्थित है ॥३२॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धे भाषाटीकायामेकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ श्रीनारायण बोले इसके नीचे तलातलनामक विवर है, जहां त्रिपुराधिपति मयनामक दानव रहता है ॥१॥जिस समय शंकरने त्रिपुर जलाया तब इसकी रक्षा की थी. देव देवके प्रसादसे राज्य और सुखकी प्राप्ति की ॥२॥ यह अनेकों मायामें पंडित मायावियोंका आचार्य है. सब काम समृद्धिके निमित्त घोर राक्षस इसकी पूजा करते हैं ॥ ३ ॥

इसके नीचे विख्यात महातल है जिसमें कद्रूके पुत्र महाक्रोधी सर्प निवास करते है॥४॥हे नारद! इनके अनेक शिर है प्रधान प्रधान तुमसे कहता हूं कुहुक,तक्षक, सुषेण, कालिय॥५॥यह महाशरीरवाले महाबली क्रूर स्वजातिमें भी क्रूर है गरुडके डरसे यह सब भीत रहते हैं॥६॥अपनी स्त्री संतान सुहृद् कुटुम्बियोंसे संगत हुए प्रमत्त हुए अनेक क्रीडाओंसे संगत रहते है॥७॥ इस विवरके नीचे रसातल है उसमें दैत्य और पणनामके दानव निवास करते है ॥८॥ तथा हिरण्यपुरवासी निवातकवचोंके समूह जो कालेय कहाते और देवताओंके शत्रु होते है ॥ ९ ॥ यह उत्पत्तिसेही महापराक्रमी महासाहसी है. केवल भगवान्‌के तेजसेही इनका

ततोधस्तात्सुविख्यातंमहातलमितिस्फुटम् ॥ सर्पाणांकाद्रवेयाणांगणःक्रोधवशोमहान् ॥ ४ ॥ अनेकशिरसांविप्रप्रधानान्कीर्तयामिते ॥ कुहकस्तक्षकश्चैवसुषेणःकालियस्तथा ॥ ५ ॥ महाभोगामहासत्त्वाःक्रूराःक्रूरस्वजातयः ॥ पतत्रिराजाधिपतेरुद्विग्नाःसर्वएवते ॥ ६ ॥ स्वकलत्रापत्यसुहृत्कुटुंबस्यचसंगताः ॥ प्रमत्ताविहरंत्येवनानाक्रीडाविशारदाः ॥ ७ ॥ ततोधस्ताच्चविवरेरसातलसमाह्वये ॥ दैतेयानि वसंत्येवपणयोदानवाश्चये ॥ ८ ॥ निवातकवचानामहिरण्यपुरवासिनः ॥ कालेयाइतिचप्रोक्ताःप्रत्यनीकाहविर्भुजाम् ॥ ९ ॥ महौजस श्चोत्पत्त्यैवमहासाहसिनस्तथा ॥ सकलेशस्यचहरेस्तेजसाहतविक्रमाः ॥ १० ॥ बिलेशयाइवसदाविवरेनिवसंतिहि ॥ येवैवाग्भिःसरमयाश क्रदूत्यानिरंतरम् ॥ ११ ॥ मंत्रवर्णाभिरसुरास्ताडिताबिभ्यतिस्मह ॥ ततोप्यधस्तात्पातालेनागलोकाधिपालकाः ॥ १२ ॥वासुकिप्रमुखाः शंखःकुलिकःश्वेतएवच ॥ धनंजयोमहाशंखोधृतराष्ट्रस्तथैवच ॥१३॥ शंखचूडःकंबलाश्वतरोदेवोपदत्तकः ॥ महामर्षामहाभोगानिवसंतिविषो ल्बणाः ॥ १४ ॥ पंचमस्तकवंतश्चफणासप्तकभूषिताः ॥ केचिद्दशफणाःकेचिच्छतशीर्षास्तथापरे ॥ १५ ॥

पराक्रम महत् होता है ॥१०॥ यह सदैवकाल विवरमेंही निवास करते हैं जो सरमा इन्द्रकी दूतीद्वारा निरन्तर मंत्ररूपवाणीसे ॥११॥ जो मंत्र वर्णात्मक होती है निरन्तर ताडित होकर डरते है इसके नीचे पातालमें नागलोकके पालक निवास करते हैं ॥ १२ ॥ वे वासुकि आदि शंख, कुलिक, श्वेत, धनंजय, महाशंख, धृतराष्ट्र ॥१३॥ शंखचूड, कंवल, अश्वतर, देवउपदत्तक, महाक्रोधी, महाफणा, विषैले निवास करते है ॥१४॥ किसीके पांच, सात, दश सौ ॥ १५ ॥

कोई सहस्र शिरवाले प्रकाशमान मणिये धारण करनेवाले हैं जिनकी किरणोंसे पातालका अंधकार दूर होता है ॥ १६ ॥ हे नारद! वे सदा क्रोधसे फूत्कार करते हैं इसके मूलमें तीस सहस्र ॥ १७ ॥ योजन उपरान्त भगवान्की तामसी कला सब देवताओंसे पूजित अनन्तनामसे विख्यात है॥ १८॥जिसको अहं इस अभिमानका लक्षण कहते हैं द्रष्टादृश्यका जो भलीप्रकार एकीकरण है उसको संकर्षण कहते है॥ १९॥ हे नारद! उन अनन्तमूर्ति सहस्र शिरवाले अनन्तके मस्तकपर यह सारा भूमण्डल स्थित है ॥ २० ॥ उनपर यह सम्पूर्ण पृथ्वीका गोला सरसोंके समान लक्षित होता है चराचरके लय करनेको जिस कालमें इच्छा करते हैं तब उनकी भौंहोंसे ग्यारह व्यूहसे शोभायमान संकर्षणनामक रुद्र प्रगट होते हैं ॥ २१ ॥ २२ ॥ हे त्रिलोचन, हाथमे शूललिये वह महासत्व सब प्राणियोंको भय देनेवाले

सहस्रशिरसःकेपिरोचिष्णुमणिधारकाः ॥ पातालरंध्रतिमिरनिकरंस्वमरीचिभिः ॥ १६ ॥ विधमंतिचदेवर्षेसदासंजातमन्यवः ॥ अस्यमूलप्र देशेहित्रिंशत्साहस्रकेंतरे ॥१७॥योजनैःपरिसंख्यातेतामसीभगवत्कला॥अनंताख्यासमास्तेहिसर्वेदेवप्रपूजिता ॥१८॥ अहमित्यभिमानस्यल क्षणंयंप्रचक्षते ॥संकर्षणंसात्वतीयाःकर्षणंद्रष्टृदृश्ययोः॥ १९॥ इदंभूमंडलंयस्यसहस्रशिरसःप्रभोः॥अनंतमूर्तेःशेषस्यध्रियमाणंचशीर्षके॥२०॥ पृथ्वीगोलमशेषंहिसिद्धार्थइवलक्ष्यते॥यस्यकालेनदेवस्यसंजिहीर्षोःसमंविभोः॥२१॥चराचरंभ्रुवोरंतर्विवरादुदपद्यत॥सांकर्षणोनामरुद्रोव्यूहै कादशशोभितः॥२२॥त्रिलोचनश्चत्रिशिखंशूलमुत्तंभयन्स्वयम्॥उदतिष्ठन्महासत्त्वोमहाभूतक्षयंकरः॥२३॥यस्यांघ्रिकमलद्वंद्वशोणाच्छनखमं डले॥विराजन्मणिबिंबेषुमहाहिपतयोनिशम्॥२४॥एकांतभक्तियोगेनसहसात्त्वतपुंगवैः॥प्रणमंतःस्वमूर्ध्नातेस्वमुखानिसमीक्षते ॥ २५॥ स्फुर त्कुंडलमाणिक्यप्रभामंडलभांज्यपि॥सुकपोलानिचारूणिगंडस्थलद्युमंतिच॥२६॥ नागराजकुमार्योपिचार्वंगविलसत्त्विषः॥विशदैर्विपुलैस्त द्वद्धवलैःसुभगैस्तथा॥२७॥रुचिरैर्भुजदंडैश्चशोभमानाइतस्ततः॥चंदनागुरुकाश्मीरपंकलेपेनभूपिताः ॥२८॥ तदभिमर्षसंजातकामवेशसमायु ताः॥ललितस्मितसंयुक्ताःसव्रीडंलोकयंतिच॥२९॥अनुरागमदोन्मत्तविघूर्णारुणलोचनम्॥करुणावलोकनेत्रंचआशासानास्तथाशिषः॥३०॥

उत्थित होते है ॥ २३ ॥ जिनके चरणकमलके नखमंडलकीलाली महाअहिपतियोंकी माणिक्योंमे विराजती हैं ॥ २४ ॥ जिसको श्रेष्ठजन एकान्त भक्तियोग से शिरझुकाकर प्रणाम करते हुए अपने मुखका प्रतिबिम्ब देखते हैं ॥ २५ ॥ स्फुरित कुंडलोंके माणिक्योंकी कान्तिमण्डलसे सुन्दर कपोल और गंडस्थल प्रकाश करते हैं ॥ २६ ॥ सुन्दर अंगकी कान्तिवाली नागराजकी कुमारियें भी विशद स्वच्छ, बडे ॥ २७ ॥ शोभायमान भुजदंडोको चंदन अगर केशरसे भूषित करती हैं ॥ २८ ॥ उनके अंगस्पर्शमात्रसे कामातुर होजाती है, मनोहर स्मित करके लज्जापूर्वक देखने लगती है ॥ २९ ॥ अनुरागके मदसे मत्त हो

उनके लाल नेत्र घूमने लगते है और करुणावलोकी नेत्रोंसे उनके आशीर्वादोंकी इच्छा करती है ॥ ३० ॥ वह अनन्तसत्व महायशस्वी अनन्त गुणसागर, महाद्युतिमान् ॥ ३१ ॥ अमर्षरोपादिको रोके हुए महा सत्वसम्पन्न सब देवताओंसे पूजित उस स्थानमें निवास करते हैं ॥ ३२ ॥ सुर, सिद्ध, असुर, उरग, विद्याधर, गंधर्व, मुनिसमूह उनका नित्य ध्यान करते है ॥ ३३ ॥ निरन्तर मदोन्मत्त तथा विह्वल नेत्र किये अपने वाक्यरूपी अमृतसे देवता और अपने पार्षदोंको ॥ ३४ ॥ प्रसन्न करते हुए वह विभु मलीन न होनेवाले तुलसीदलोंसे सम्पन्न वैजयन्ती माला धारण किये स्थित हैं ॥ ३५ ॥ मत्त हुए भ्रमरों के घोषसे संयुक्त नीलवस्त्र पहरे वह देवदेव एक कुंडल धारण किये है ॥ ३६ ॥ हलकी ककुदपर वह श्री अविनाशी अपनी पुष्ट भुजा रखकर तथा इन्द्रके

सोऽनंतोभगवान्देवोनंतसत्त्वोमहाशयः॥ अनंतगुणवार्धिश्चआदिदेवोमहाद्युतिः॥ ३१ ॥ संहृतामर्षरोपादिवेगोलोकशुभायच ॥ आस्तेमहासत्त्वनिधिःसर्वदेवप्रपूजितः ॥ ३२ ॥ ध्यायमानःसुरैः सिद्धैरसुरैश्चोरगैस्तथा ॥ विद्याधरैश्चगंधर्वैर्मुनिसंघैश्चनित्यशः ॥ ३३ ॥ अनारतमदोन्मत्तलोकविह्वललोचनः ॥ वाक्यामृतेनविबुधान्स्वपार्षदगणानपि ॥ ३४ ॥ आप्यायमानःसविभुर्वैजयंतींस्रजंदधत् ॥ अम्लानाभिनवैःस्वच्छैस्तुलसीदलसंचयैः ॥ ३५ ॥ माद्यन्मधुकरव्रातघोषश्रीसंयुतांसदा ॥ नीलवासादेवदेवएककुंडलभूपितः ॥ ३६ ॥ हलस्यककुदिन्यस्तसुपीवरभुजोव्ययाम् ॥ महेंद्रःकांचनींयद्वद्वरत्रांचमतंगमः ॥ ३७ ॥ उदारलीलोदेवेशोवर्णितःसात्त्वतर्षभैः ॥ इ०दे०भा०म०ऽष्टमस्कंधेविंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ नारायणउवाच ॥ तस्यानुभावंभगवान्ब्रह्मपुत्रःसनातनः ॥ सभायांब्रह्मदेवस्यगायमानउपासते ॥ १ ॥ उत्पत्तिस्थितिलयहेतवोस्यकल्पाःसत्त्वाद्याःप्रकृतिगुणायदीक्षयासन् ॥ यद्रूपंध्रुवमकृतंयदेकनात्मन्नानाधात्कथमुहवेदतस्यवर्त्म ॥ २ ॥ मूर्तिनःपुरुकृपया बभारसत्त्वंसंशुद्धंसदसदिदंविभातियत्र ॥ यल्लीलांमृगपतिराददेनवद्यामादातुंस्वजनमनांस्युदारवीर्यः ॥ ३ ॥

ऐरावतके समान कक्षा धारण कर विराजते है ॥ ३७ ॥ इस प्रकार तत्त्वदर्शियोंने देवेशको उदारलीलावाला वर्णन किया है ॥ ३८ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धे भाषाटीकायां विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ ॥ नारायण बोले भगवान् सनातन ब्रह्मपुत्र इनका प्रभाव ब्रह्मसभामें गाया करते है ॥ १ ॥ इस जगतकी उत्पत्ति स्थिति और लयके हेतु जिसके गुण है जिसकी इच्छासे सत्वादि प्रकृतिके गुण अपने अपने कार्यमें समर्थ होते हैं, जिसका रूप ध्रुव और अनादि है, जो एक होकरभी अपनेमें अनेक प्रपंच धारण करते है उस ब्रह्मरूपका तत्त्व यह प्राणी कैसे जानसक्ता है ? ॥ २ ॥ जिसके द्वारा यह सत् असत् प्रकाश करता है वही भक्तोंके ऊपर कृपाकर सत्वमूर्ति धारण करते है अपने भक्तोंके मन वशीभूत कर

नेको जिसकी लीला सिंहरूप है उन्हींसे यह कार्यकारणमय विश्व दिखाई देता है मोक्षकी इच्छावाले उन उदारवीर्यका सेवन क्यों न करै ॥ ३ ॥ आर्त वा पतित अवस्थामें अथवा उपहारमें भी उसका नाम एकवार कीर्तन करनेसे मनुष्यके सम्पूर्ण पाप उसी समय दूर होजाते है. मोक्षाभिलाषी पुरुषगण इन अनन्त भगवान्‌के अतिरिक्त और किसका आश्रय ग्रहण करै ? ॥ ४ ॥ शैल, सागर, सरित, सम्पूर्णप्राणियो सहित यह विशाल भूमि अपने मस्तकपर अणुवत् धारण करते है. वे अनन्तस्वरूप है. इस कारण उनके विक्रमका किसी प्रकार क्षय नहीं होता यदि किसीके सहस्र जिह्वा है तो भी कोई उनके कार्यपरम्पराके वर्णन करनेमें समर्थ नहीं होता ॥ ५ ॥ इसप्रकार प्रभाववाले अनन्त गुणसम्पन्न भगवान् अनन्त स्वतंत्रतापूर्वक भूमिके मूलभागमें स्थित है जो अपनी लीलासे विश्वको धारण करते हैं ॥ ६ ॥ हे मुनिश्रेष्ठ ! मनुष्य जिसप्रकार कर्म करै और शास्त्र विहित पदवीमे परतंत्र होकर ॥ ७ ॥ सर्वदा जिस जिस प्रकार कामना करता है

यन्नामश्रुतमनुकीर्तयेदकस्मादार्त्तोवायदिपतितःप्रलंभनाद्वा॥हंत्यंहःसपदिनृणामशेषमन्यंकंशेषाद्भगवतआश्रयेन्मुमुक्षुः ॥४॥मूर्धन्यर्पितमणुवत्सहस्रमूर्ध्नोभूगोलंसगिरिसरित्समुद्रसत्त्वम्॥आनंत्यादनमितविक्रमस्यभूम्नःकोवीर्याण्यधिगणयेत्सहस्रजिह्वः ॥५॥एवंप्रभावोभगवाननंतोदुरंतवीर्योरुगुणानुभावः॥मूलेरसायाःस्थितआत्मतंत्रोयोलीलयाक्ष्मांस्थितयेबिभर्ति ॥ ६ ॥ एताह्येवेहतुनृभिर्गतयोमुनिसत्तम ॥ गन्तव्याबहुशोयद्वद्यथाकर्मविनिर्मिताः ॥ ७ ॥ यथोपदेशंचकामान्सदाकामयमानकैः ॥ एतावतीर्हिराजेंद्रमनुष्यमृगपक्षिषु ॥ ८ ॥ विपाकगतयःप्रोक्ताधर्मस्यवशगास्तथा॥उच्चावचाविसदृशायथाप्रश्नंनिबोधत ॥ ९॥ नारदउवाच॥वैचित्र्यमेतल्लोकस्यकथंभगवताकृतम् ॥ समानत्वेकर्मणांचतन्नोब्रूहियथातथम्॥१०॥नारायणउवाच ॥ कर्तुःश्रद्धावशादेवगतयोऽपिपृथग्विधाः॥त्रिगुणत्वात्सदातासांफलंविसदृशंत्विह ॥११॥ सात्त्विक्याश्रद्धयाकर्तुःसुखित्वंजायतेसदा॥ दुःखित्वंचतथाकर्तूराजस्याश्रद्धयाभवेत् ॥ १२ ॥ दुःखित्वंचैवमूढत्वंतामस्याश्रद्धयोदितम् ॥ तारतम्यात्तुश्रद्धानांफलवैचित्र्यमीरितम् ॥ १३ ॥ अनाद्यविद्याविहितकर्मणांपरिणामजाः ॥ सहस्रशःप्रवृत्तास्तुगतयोद्विजपुंगव ॥ १४ ॥

इस लोकमें उसीके अनुसार हे राजेन्द्र ! मनुष्य मृगपक्षियोंमें ॥ ८ ॥ यह विपाकगति धर्मकी वशगामिनी कही है, यह तुम्हारे प्रश्नानुसार सब प्रकार उच्चावच गति कही ॥ ९ ॥ नारदजी बोले हे भगवान् ! प्राणियोके विहित कर्म सबही समान हैं परमात्मा भगवान्‌ने इस जगत्‌को विचित्र क्यों किया है ? ॥ १० ॥ नारायण बोले हे नारद ! कर्ताकी श्रद्धाके अनुसार कर्मकी गति अनेक प्रकारकी होती है. कारण कि, यह श्रद्धा त्रिगुणात्मक होनेसे फल भिन्न भिन्न देती है ॥ ११ ॥ सात्विकी श्रद्धासे कर्म करनेसे सदा सुख होता है और राजसी श्रद्धासे दुःखरूप होता है ॥ १२ ॥ दुःख और मूढता तामसी श्रद्धासे होती है, श्रद्धाके तारतम्यसे फल विचित्र होता है ॥ १३ ॥ अनादि अविद्यासे विहित कर्मोंके परिणामसे होनेके कारण सहस्रो गति होजाती है ॥ १४ ॥

हे द्विजोत्तम! प्रविस्तारसे मैं इनके भेद कहता हूं. त्रिजगतीके अन्तरालमें दक्षिणदिशाकी ओर ॥ १५ ॥ भूमिके अधोभाग अतलके ऊपर अग्निष्वात्तानामक
पितृगण और पितर ॥ १६ ॥ निवास करते हैं. वे परमसमाधि साधनसे वहां स्थित हो अपने गोत्रोंको आशीर्वाद करते है॥ १७॥ इसीप्रकार पितृराजभगवान्
यम अपने पुरुषोंद्वारा लाये हुए ॥ १८ ॥ मृत प्राणीके प्रति यथाकर्म यथादोषके अनुसार दण्ड देते हैं दण्डधारी भगवत्के वे गण हैं ॥ १९ ॥ धर्मके तत्त्व
जाननेवाले आज्ञामें वर्तनेवाले यथादेशमें नियोजित अपने गणोंको निरन्तर भेजते हैं ॥२०॥ कोई नरकोंकी संख्या इक्कीस कोई अट्ठाईस कहते हैं यथासंख्यक

तद्भेदान्वर्णयिष्यामिप्राचुर्येणद्विजोत्तम ॥ त्रिजगत्याअंतरालेदक्षिणस्यांदिशीहवै ॥ १५ ॥ भूमेरधस्तादुपरित्वतलस्यचनारद ॥ अग्निष्वा
त्ताःपितृगणावर्ततेपितरश्चह ॥ १६ ॥ वसंतियस्यांस्वीयानांगोत्राणांपरमाशिषः ॥ सत्याःसमाधिनाशीघ्रंत्वाशासानाःपरेणवै ॥ १७ ॥
पितृराजोऽपिभगवान्संपरेतेषुजंतुषु ॥ विषयंप्रापितेष्वेषुस्वकीयैःपुरुषैरिह ॥ १८ ॥ सगणोभगवत्प्रोक्ताज्ञापरोदमधारकः ॥ यथाकर्मयथा
दोषंविदधातिविचारदृक्॥१९॥स्वान्गणान्धर्मतत्त्वज्ञान्सर्वानाज्ञाप्रवर्तकान् ॥ सदाप्रेरयतिप्राज्ञोयथादेशनियोजितान्॥२०॥नरकानेकविंश
त्यासंख्ययावर्णयंतिहि ॥ अष्टाविंशमितान्केचित्ताननुक्रमतोब्रुवे ॥ २१॥तामिस्रअंधतामिस्रोरौरवोऽपितृतीयकः॥महारौरवनामाचकुंभीपा
कोऽपरोमतः॥२२॥कालसूत्रंतथाचाऽसिपत्रारण्यमुदाहृतम्॥सूकरस्यमुखंचांधकूपोऽथकृमिभोजनः ॥२३॥संदंशस्तप्तमूर्तिश्चवज्रकंटकएवच॥
शाल्मलीचाऽथदेवर्षेनाम्नावैतरणीतथा॥२४॥पूयोदःप्राणरोधश्चतथाविशसनंमतम्॥लालाभक्षःसारमेयादनमुक्तमतःपरम्॥२५॥अवीचिरप्य
यःपानंक्षारकर्दमएवच॥ रक्षोगणाख्यसंभोजःशूलप्रोतोप्यतःपरम्॥ २६॥ दंदशूकोवटारोधःपर्यावर्तनकःपरम् ॥सूचीमुखमितिप्रोक्ताअष्टावि
शतिनारकाः॥२७॥इत्येतेनारकानामयातनाभूमयःपराः॥कर्मभिश्चापिभूतानांगम्याःपद्मजसंभव ॥ २८ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेअ
ष्टमस्कंधेएकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥ नारदउवाच ॥ कर्मभेदाःकतिविधाःसनातनमुनेमम ॥ श्रोतव्यःसर्वथैवैतेयातनाप्राप्तिभूमयः ॥ १ ॥

आपसे वर्णन करता हूं॥२१॥तामिस्र, अंधतामिस्र रौरव, महारौरव, कुंभीपाक ॥२२॥ कालसूत्र, असिपत्रवन, सूकरमुख, अन्धकूप, कृमिभोजन ॥२३॥संदंश
तप्तमूर्ति, वज्रकंटक, शाल्मली, वैतरणी॥२४॥पूयोद, प्राणरोध,विशसन,लालाभक्ष,सारमेयादन॥२५॥अवीचि,अयःपान, क्षारकर्दम, रक्षोगण, संभोज, शूलप्रोत
॥२६॥दंदशूक, वटारोध, पर्यावर्तन सूचीमुख यह अट्ठाईस नरक है॥२७॥यह नारकियोंको दुःख देनेवाली भूमियें है हे नारद ! कर्मद्वारा प्राणी इनमें गमन करते है
॥२८॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कंधे भाषाटीकायामेकविंशोऽध्यायः ॥२१॥ नारदजी बोले हे सनातनमुने।कर्मभेद कितने हैं और वे यातनाभूमि कैसे प्राप्त

होती है सो कहिये ॥ १ ॥ श्रीनारायण बोले जो दुष्टात्मा पराया धन, दारा, सन्तान, हरण करता है उसको यमदूत मारते है ॥ २ ॥ वे भयानक यमदूत कालपाशमे बांधकर महा दुःखदायक तामिस्र नरकमें डालते है ॥ ३ ॥ वहां यमदूत पाशहाथमें लिये उसको ताडते दंड देते और घुडकते है ॥ ४ ॥ हेनारद ! तब यह नारकी मूर्च्छाको प्राप्त होता है जो कोई अपने स्वामीकी वंचना करके उसकी दाराको भोग करता है ॥ ५ ॥ यमकिंकर, उसको अंधतामिस्र नरकमे डालते हैं. जहां पडकर इसको महादुःख होता है ॥ ६ ॥ तत्काल इसकी दृष्टि और मति नष्ट हो जाती है. मूल भग्न होनेसे जैसे वृक्ष होता है यही दशा उसकी होती है ॥ ७ ॥ इस कारण इसका अंधतामिस्रनाम कहा है. जो प्राणी अहंकारके वश हो निरन्तर भूतोंसे द्रोह करते हे ॥ ८ ॥ और कार्यमें

श्रीनारायणउवाच ॥ योवैपरस्यवित्तानिदारापत्यानिचैवहि ॥ हरतेसहिदुष्टात्मायमानुचरगोचरः ॥ २ ॥ कालपाशेनसंबद्धोयाम्यैरतिभयानकैः ॥ तामिस्रनामनरकेपात्यतेयातनास्पदे ॥ ३ ॥ ताडनंदंडनंचैवसंतर्जनमतः परम् ॥ याम्याःकुर्वंतिपाशाढ्याःकश्मलंयातिचैवहि॥४॥ मूर्च्छामायातिविवशोनारकीपद्मभूसुत ॥ यःपतिंवंचयित्वातुदारादीनुपभुज्यति ॥ ५ ॥ अंधतामिस्रनरकेपात्यतेयमकिंकरैः ॥ पात्यमानोयत्रजंतुर्वेदनापरवान्भवेत् ॥ ६ ॥ नष्टदृष्टिर्नष्टमतिर्भवत्येवाऽविलंबतः ॥ वनस्पतिर्भज्यमानमूलोयद्वद्भवेदिह॥७॥तस्मादप्यंधतामिस्रनाम्नाप्रोक्तःपुरातनैः॥एतन्ममाहमितियोभूतद्रोहेणकेवलम् ॥८॥ पुष्णातिप्रत्यहंस्वीयकुटुंबंकार्यलंपटः ॥ एतद्विहायचाऽत्रैवस्वाशुभेनपतेदिह॥ ॥९॥रौरवेनामनरकेसर्वसत्त्वभयावहे॥इहलोकेऽमुनायेतुहिंसिताजंतवःपुरा ॥१०॥ तएवरुरवोभूत्वापरत्रपीडयंतितम् ॥ तस्माद्रौरवमित्याहुःपुराणज्ञामनीषिणः ॥ ११ ॥ रुरुःसर्पादतिक्रूरोजंतुरुक्तःपुरातनैः ॥ एवंमहारौरवाख्योनरकोयत्रपूरुषः ॥ १२ ॥ यातनांप्राप्यमाणोहियःपरंदेहसंभवः ॥ क्रव्यादानामरुरवस्तंक्रव्येघातयंतिच ॥१३॥ यउग्रःपुरुषःक्रूरःपशुपक्षिगणानपि ॥ उपरंधयतेमूढोयाम्यास्तंरंधयंतिच ॥१४॥

लंपट हो अपने कुटुम्बकोही पुष्ट करते हैं. वह यह सब यहीं छोडकर अपने कर्मसे ॥ ९॥ सब प्राणियोंको भयावह रौरवनरकमें पडते हे और जिन्होंने इस लोकमें प्राणियोंकी हिंसा की है ॥ १० ॥ वेही रुरु होकर दूसरे जन्ममें उसको पीडा देते है. इस करण पुराणज्ञाता महात्मा इसको रौरव कहते है ॥ ११ ॥ पुरातन कहते है कि, रुरु सर्पसे भी अति क्रूर हैं. इसी प्रकार महारौरव नामक नरक है ॥ १२ ॥ जो दूसरोंको गातना करते हैं वे उसमें पडते हैं और रुरुनामक क्रव्यादगण उसके शरीरको भक्षण करते हैं ॥ १३ ॥ जो कोई क्रूर और उग्र पुरुष पशुपक्षियोंको वंधनमे डालता है यमदूत उसको बांधते है ॥ १४ ॥

वह उसे कुंभीपाकमें डालकर ऊपरसे तत्ता तेल डालते है जितने पशुके रोम है उतनेही सहस्र वर्षतक ॥ १५ ॥ पिता ब्राह्मणका द्रोही कालसूत्र नरकमे पडता
है अग्नि और सूर्यद्वारा तपाया जाकर नरकमें पडता है ॥ १६ ॥ क्षुधा, पिपासासे. उसका शरीर भीतर बाहर, तप्त होता है. वहीं रहना, सोना फिरना और
बैठना, दौडना, होता है ॥ १७ ॥ जो अपने वेदमार्गसे पृथक् होकर पाखण्डमार्गमे चलता है विना आपदाके ऐसा करनेसे उस पापी पुरुषको यमकिंकर ॥
॥ १८ ॥ असिपत्रनामक नरकमे डालते है और उस नारकीके चाबुक मारते है ॥ १९ ॥ तब वह इधर उधर दौडता है दुधारावाले असिपत्रोंसे विदीर्ण
होजाता है "यातना भोगनेको एक शरीर मिलता है जिसको पीडा होती और प्राण नहीं निकलता" ॥ २० ॥ सब अंग छेदन होनेसे "हा ! मैं मरा"

कुंभीपाकेतप्ततैलेऽपर्यपिचनारद ॥ यावंतिपशुरोमाणितावद्वर्षसहस्रकम् ॥ १५ ॥ पितृविप्रब्राह्मणध्रुक्कालसूत्रेसनारके ॥ अग्न्यर्काभ्यांतप्यमा
नेनारकीविनिवेशितः ॥ १६ ॥ क्षुत्पिपासादह्यमानोंतःशरीरस्तथाबहिः ॥ आस्तेशेतेचेष्टतेचाऽवतिष्ठतिचधावति ॥ १७ ॥ निजवेदप
थाद्योवैपाखंडंचोपयातिच ॥ अनापद्यपिदेवर्षेतंपापंपुरुषंभटाः ॥ १८ ॥ असिपत्रवनंनामनरकंवेशयंतिच ॥ कशयाप्रहरंत्येवनारकीत
द्रुतस्तदा ॥ १९ ॥ इतस्ततोधावमानउत्तालमतिवेगितः ॥ असिपत्रैश्छिद्यमानउभयत्रचधारभिः ॥ २० ॥ संछिद्यमानसर्वांगोहाहतोऽ
स्मीतिमूर्च्छितः ॥ वेदनांपरमांप्राप्तःपतत्येवपदेपदे ॥ २१ ॥ स्वधर्मानुगतंभुंक्तेपाखंडफलमल्पधीः ॥ योराजाराजपुरुषोदंडयेद्वैत्वधर्मतः
॥ २२ ॥ द्विजेशरीरदंडंचपापीयान्नारकीचसः ॥ नरकेसूकरमुखेपात्यतेयमकिंकरैः ॥ विनिष्पिष्टावयवकोबलवद्भिस्तथेक्षुवत् ॥ २३ ॥आर्त
स्वरेणस्वनयन्मूर्च्छितःकश्मलंगतः ॥ २४ ॥ सपीडयमानोबहुधावेदनांयात्यतीवहि ॥ विविक्तपरपीडोयोप्यविविक्तपरव्यथाम् ॥ २५ ॥
ईश्वरांकितवृत्तीनांव्यथामाचरतेस्वयम् ॥ सचांधकूपेपततितदभिद्रोहयंत्रिते ॥ २६ ॥ तत्राऽसौजंतुभिःक्रूरैःपशुभिर्मृगपक्षिभिः ॥ सरीसृपैश्च
मशकैर्यूकामत्कुणजातिभिः ॥ २७ ॥ मक्षिकाभिश्चतमसिदंदशूकैश्चपीडयते ॥ परिक्रामतिचैवाऽत्रकुशरीरेचजंतुवत् ॥ २८ ॥

ऐसा कह मूर्च्छित होता है परमदुःखको प्राप्त हो पदपदमें गिरता है ॥ २१ ॥ और वह दुष्टबुद्धि अपने धर्मानुसार पाखण्ड फलको भोगता है जो राजा वा
राजपुरुष अधर्मसे प्रजाको दंड देता है ॥ २२ ॥ तथा ब्राह्मणके शरीरमें दण्डप्रहार करता है वह नरकको जाता है. यमदूत उसको सूकरमुख नरकमें डालते
है ॥ २३ ॥ वहां कोल्हूमें इसके अंग बलपूर्वक पीसे जाते हैं. तबआर्तस्वरमे शब्द करताहुआ मूर्च्छित होता है ॥ २४ ॥ महापीडाको प्राप्त हो वेदनाको
प्राप्त होता है, जो पराई पीडाको नहीं जानता और कुत्सित कर्म करता है ॥ २५ ॥ और ईश्वरद्वारा कल्पित रक्तपानादिकी वृत्तिवाले मत्कुणादिको व्यथा देते
है वह अन्धकूपनाम नरकमें डाले जाते हैं॥ २६ ॥वहां यह क्रूर जन्तु पशुमृग, पक्षीगण, सरीसृप,मशक,यूका, मत्कुण, ( खटमल ) ॥ २७ ॥मक्खी, दंदशूकादि

द्वारा अंधकारमे पीडा पाते है यह अवस्था कुशरीरकी नाई देहमे आक्रमण करती है ॥ २८ ॥ जो पुरुप यत्किंचित् अन्न और धनादिको प्राप्त होकर उससे शास्त्रविहित पंचयज्ञके अनुष्ठान पूर्वक देवताके उद्देशसे विभाग न करके काकके समान स्वयं भोग करता है ॥ २९ ॥ वह पापी पुरुष यमदूतोंद्वारा कृमिभोजन नरकमे पडकर अपने दुष्ट कर्मोंका फल भोगता है॥ ३०॥वह भयंकर कीडोका कुंड लाख योजनके विस्तारमें है वहां वे कृमिरूपसे उसका भक्षण करते हैं॥ ३१॥ जो विना अतिथियोको दिये स्वयं आपही खाजाता है वह इसमें पडता है जो कोई चोरी वा बलसे सुवर्ण वा रत्न॥ ३२॥ब्राह्मण वा और किसीका हरण करता है विना आपत्तिके ऐसा करनेपर उसे यमदूत ॥ ३३ ॥ लोहेके लाल किये अग्निपिंडोसे उसे कूटते है. जो पुरुष अगम्या स्त्रीमें गमन करता और जो स्त्री अगम्य

यस्तुसंविहितैःपंचयज्ञैःकाकैश्चसंस्तुतः ॥ अश्नातिचाऽसंविभज्ययत्किंचिदुपपद्यते॥२९॥ सपापपुरुषःक्रूरैर्याम्यैश्चकृमिभोजने ॥ नरकाधमकेदुष्टकर्मणापरिपात्यते ॥ ३० ॥ लक्षयोजनविस्तीर्णेकृमिकुण्डेभयंकरे ॥ कृमिरूपंसमासाद्यभक्ष्यमाणश्चतैःस्वयम् ॥३१॥ अप्रत्ताप्रहुतादोयःपातमाप्नोतितत्रवै॥यस्तुस्तेयेनचबलाद्धिरण्यंरत्नमेवच॥३२॥ब्राह्मणस्याऽपहरतिअन्यस्यापिचकस्यचित् ॥ अनापदिचदेवर्षेतममुत्रयमानुगाः ॥ ३३ ॥ अयस्मयैरग्निपिंडैःसंदंशैर्निष्कुषंतिच ॥ योऽगम्यांयोषितंगच्छेदगम्यंपुरुषंचया ॥ ३४ ॥ तावमुत्रापिकशयाताडयंतोयमानुगाः ॥ तिग्मयालोहमय्याचसूर्म्याप्यालिंगयंतितम् ॥ ३५॥तांचापियोषितंसूर्म्यालिंगयंतियमानुगाः ॥ यस्तुसर्वाभिगमनःपुरुषःपापसंचयी ॥ ३६ ॥ निरयेऽमुत्रतंयाम्याःशाल्मलीरोपयंतितम् ॥ वज्रकंटकसंयुक्तांशाल्मलीतामयस्मयीम् ॥ ३७ ॥ राजन्याराजपुरुषायेवापाखंडवर्तिनः॥ धर्मसेतुंविभिंदंतितेपरेत्यगतानराः॥ ३८ ॥ वैतरण्यांपतंत्येवभिन्नमर्यादपातकाः ॥ नद्यांनिरयदुर्गस्यपरिखायांचनारद ॥ ३९ ॥यादोगणैःसमंतात्तुभक्ष्यमाणाइतस्ततः ॥ नात्मनावियुजंत्येवनाऽसुभिश्चापिनारद ॥ ४० ॥

पुरुष चांडालादिमे गमन करती है ॥ ३४ ॥ परलोकमें यमदूत उन दोनोंको चाबुकोंसे मारते है और तीव्र लोहेकी गरम स्त्री पुरुषोंकी मूर्तिसे उनको आलिंगन कराते है ॥३५॥ स्त्रीको पुरुषकी मूर्तिसे आलिंग कराते हैं जो पापी पुरुष सबमे गमन करता है ॥ ३६ ॥ यमदूत उसको शाल्मली नरकमें डालते है, जहां वज्रकंटकयुक्त लोहेके सेमलकेसे कांटे हैं ॥ ३७ ॥ राजा व राजपुरुष जो पाखण्डी है जो धर्मसेतुको नष्ट करते हैं वही मरकर मर्यादाके तोडनेवाले वैतरणीमे पडते हैं. हे नारद ! वह घोर नरककी नदी है वही नरकरूपी दुर्गकी परिखा है ॥ ३८॥ ३९॥उसमे जीवगण सबओरसे भक्षण करते हैं तथापि उनका प्राण और

देह नष्ट नहीं होता ॥ ४०॥ अपने कर्मानुसार निरन्तर दुःख पाते हैं. विष्ठा मूत्र, पूय, रक्त, केश, अस्थि, नख, मांस ॥ ४१॥ मेद चर्वीसे संयुक्त नदीमे पापी डाले जाते है जो वृषलीपति होते भ्रष्टाचार, निर्लज्ज ॥४२॥ सत् आचरण नियमके त्यागी स्वेच्छाचारी है वेही इसमें आकर विष्ठा मूत्र श्लेष्मा रक्त ॥ ४३॥ तथा श्लेष्म मलसे पूर्ण नदीमे पडते है. यमानुचरके वर्ग इन्हीं वस्तुओंको प्राणीजनोंको खवाते है ॥ ४४॥ जो द्विजाति श्वानगर्दभादिके पालक हैं तथा निरन्तर मृगयामें आसक्त वृथा मृग मारतेहै॥ ४५॥मरनेपर यमराजके दूत उन क्रूरकर्मियोंको बाणोंसे लक्षकर मारते है॥ ४६॥जो नराधम दंभाचारपरायण होकर पशुओ को दम्भयज्ञ प्रवृत्त कर मारते हैं यमकिंकर उनको विशसन नामक नरकमें॥ ४७॥डालकर भयंकर कशाघातसे पीडा देते है. जो द्विज कामसे मोहित हो अपनी

स्वीयेनकर्मपाकेनोपतपंतिचसर्वतः ॥विण्मूत्रपूयरक्तैश्चकेशास्थिनखमांसकैः॥४१॥मेदोवसासंयुतायांनद्यामुपपतंतिते॥वृषलीपतयोयेचनष्टशौचागतत्रपाः ॥ ४२ ॥ आचारनियमैस्त्यक्ताःपशुचर्यापरायणाः ॥ तेऽत्रानुकष्टगतयोविण्मूत्रश्लेष्मरक्तकैः॥४३॥ श्लेष्ममलसमापूर्णेनिपतंति दुराग्रहाः ॥ तदेवखादयंत्येतान्यमानुचरवर्गकाः ॥ ४४ ॥ येश्वानगर्दभादीनांपतयोवैद्विजातयः ॥ मृगयारसिकानित्यमतीर्थेमृगघातकाः ॥४५ ॥ परेतांस्तान्यमभटालक्षीभूतान्नराधमान् ॥ इषुभिश्चविभिंदंतितांस्तान्दुर्नयमागतान् ॥ ४६ ॥ येदंभादंभयज्ञेषुपशून्घ्नंतिनराधमाः ॥ तानमुष्मिन्यमभटानरकेवैशसेतदा ॥ ४७ ॥ निपात्यपीडयंत्येवकशाघातैर्दुरासदैः ॥ योभार्यांचसवर्णांवैद्विजोमदनमोहितः ॥४८॥ रेतःपाययतेमूढोऽमुत्रतंयमकिंकराः॥रेतःकुंडेपातयंतिरेतःसंपाययंतिच॥४९॥ येदस्यवोऽग्निदाश्चैवगरदाःसार्थघातकाः॥ग्रामान्सार्थान्विलुंपंतिराजानोराजपूरुषाः ॥ ५० ॥ तान्परेतान्यमभटानयंतिश्वानकादनम् ॥ विंशत्यधिकसंख्याताःसारमेयामहाद्भुताः ॥५१ ॥ सप्तशत्यासमाख्याता रभसंखादयंतिते ॥ सारमेयादनंनामनरकंदारुणंमुने ॥ ५२ ॥ अतःपरंप्रवक्ष्यामिअवीचिप्रमुखान्मुने ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेऽष्टमस्कन्धेद्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ येनराःसर्वदासाक्ष्येअनृतंभाषयंतिच ॥ दानेविनिमयेऽर्थस्यदेवर्षेपापबुद्धयः ॥ १ ॥

सवर्ण भार्याको॥ ४८॥मूढतासे वीर्यपान कराता है उसको यमकिंकर रेतके कुंडमें डालकर वीर्यपान कराते हैं॥ ४९॥जो चोर अग्नि और विषके देनेवाले सार्थनाशक हे तथा ग्राम और सार्थके नाशक राजा और राज पुरुष है॥ ५०॥उनके मरनेपर यमदूत उनको श्वानकादन नरकमें डालते है.वहां महा अद्भुत वीस अधिक॥ ५१॥ सातसौ सार मेय हैं जो बडे वेगसे प्राणियोंको भक्षण करते हैं हे मुने।सारमेयादन नामक दारुण नरक है॥ ५२॥अब अवीची आदि नरकोंका वर्णन करता हूं॥ ५३॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धे भाषाटीकायांद्वाविंशोऽध्यायः॥ २२॥ श्रीनारायण बोले जो मनुष्य साक्षीमें सदा असत्य भाषण करते हैं तथा अर्थके

लेने देनेमे असत्य भाषण करते है॥ १ ॥वे मरकर अवीचि नरकमें पडते है. सौ योजन ऊंचे पहाडपरसे नीचे गिराये जाते है॥ २ ॥अनाकाशमे नीचा शिरकर इस नरकमे गिराये जाते हैं. जहां स्थलभाग जलके समान तरंगवाला दीखता है॥ ३ ॥इसीसे इसे अवीचि कहते है, इसमें गिरकर शरीर तिल तिल छिन्न होजाता है पर हे नारद ! मरता नहीं, फिर नवीन शरीर होजाता है ॥ ४ ॥ हे नारद ! जो ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य सोमपान कर प्रमादवश सुरापान करते हैं ॥ ५ ॥ तौ वह भी नरकमे जाते हैं. हे मुने.! यमदूत उनको गरम लोहा पिलाते हैं ॥ ६ ॥ हे नारद ! जो निरन्तर अग्निसे पिघलाया जाता है जो नराधम अपने गौरवपरायण होकर ॥ ७ ॥ विद्या जन्म तपसे बडे वर्णाश्रमके आचारवाले जनोको वरिष्ठ और श्रेष्ठ जानकर आदर नहीं करते ॥ ८ ॥ यमदूत उनको क्षारकर्दम नरकमें डाल

तेप्रेत्याऽमुत्रनरकेअवीच्याख्येऽतिदारुणे ॥ योजनानांशतोच्छ्रायाद्गिरिमूर्ध्नःपतंतिहि ॥२॥ अनाकाशेऽधःशिरसस्तदवीचीतिनामके॥यत्रस्थ लंदृश्यतेचजलवद्वीचिसंयुतम् ॥३॥अवीचिमत्ततस्तत्रतिलशश्छिन्नविग्रहः ॥ म्रियतेनैवदेवर्षेपुनरेवावरोप्यते ॥४ ॥ योवाद्विजोवाराजन्योवै श्योवाब्रह्मसंभव ॥ सोमपीथस्तत्कलत्रंसुरांवापिबतीवहि ॥ ५ ॥ प्रमादतस्तुतेषांवैनिरयेपरिपातनम् ॥ कुर्वंतियमदूतास्तेपानंकार्ष्णायसोमुने ॥ ६ ॥ वह्निनाद्रवमाणस्यनितरांब्रह्मसंभव ॥ संभावनेनस्वस्यैवयोऽधमोपिनराधमः ॥ ७ ॥ विद्याजन्मतपोवर्णाश्रमाचारवतोनरान् ॥ वरीयसोपिनबहुमन्यतेपुरुपाधमः॥८॥सनीयतेयमभटैःक्षारकर्दमनामके ॥ निरयेऽर्वाक्शिराघोरादुरंतयातनाश्नुते ॥९॥ येवैनरायजंत्यन्यं [illegible]नमोहिताः ॥ स्त्रियोपिवानरपशुंखादंत्यत्रमहामुने ॥ १० ॥ पशवोनिहितास्तेतुयमसद्मनिसंगताः ॥ सौनिकाइवतेसर्वेविदार्यसितधा [illegible] ११ ॥ असृक्पिबंतिनृत्यंतिगायंतिबहुधामुने ॥ यथेहमांसभोक्तारःपुरुपादादुरासदाः ॥१२॥ अनागसोपियेऽरण्येग्रामेवाब्रह्मपुत्रक ॥ [illegible]सृतान्विश्रंभय्यजिजीविपून् ॥ १३ ॥ शूलसूत्रादिषुप्रोतान्क्रीडनोत्कारकानिव॥पातयंतिचतेप्रेत्यशूलपातेपतंतिह ॥ १४ ॥

[illegible] शिरकर घोर यातना भोगनी पडती है ॥ ९ ॥ जो स्त्री वा पुरुष मोहित होकर अन्य देवको नरपशुद्वारा यजन करते है अर्थात् मांसभक्षणको ऐसा [illegible] हुए पशु यमलोकमें प्राप्त हुए सौनिकके समान तीक्ष्ण खड्गसे विदीर्ण कर ॥ ११ ॥ उन पुरुषोंका रक्तपान कर अनेक प्रकार नाचते [illegible] मांसभोजी पुरुष है वैसाही करते हैं ॥ १२ ॥ हे नारद ! जो विना अपराध वन वा ग्राममे अनेक प्रकार विश्वासोके उपायोंसे जीवन [illegible] ॥ १३ ॥ शूलसूत्रादिमें पोकर क्रीडा करते हैं. मरकर वे यमदूतोंद्वारा शूलपात नरकमे डाले जाते है ॥ १४ ॥

वहां उनका देह शूलमें पोया जाता है क्षुधा पिपासासे बडे पीडित होते हैं तीक्ष्ण तुंडवाले कंक और बकोंसे ताडित होते हैं॥ १५॥ वे पीडित हो अपने पापोंको स्मरण करते है जो तीक्ष्ण वृत्तिवाले पुरुष प्राणियोंको उद्विग्न करते है॥ १६॥ जैसे सर्प भय देते हैं ऐसे पुरुष भी नरकमें पडवेहैं जो नरक दंदशूक है उसमें निरन्तर रहते है ॥१७॥ वे पांच सात मुखवाले नरकवासियोंको निरन्तर काटते है. हे नारद ! जिस प्रकार बिलमे शयन करनेवाले मूषोंको सर्प उद्वेजित करते है॥ १८॥ जो जीवगणोंको अन्ध कूपमे तथा अन्धकारमय गुहादिमें बद्ध करतेहैं यमकिंकर हाथ उठाकर उनको॥ १९॥ विषविमिश्रित अग्नि और धूमसे परिपूर्ण वैसीही गुहाओंमें रुद्ध करते है ॥२०॥ जो गृहपति ब्राह्मण समयपर प्राप्त हुए अतिथियोंको नेत्रोंसे भस्म करनेसे पापदृष्टि फैलाकर देखते है॥ २१॥ यमके अनुचरगण वज्रतुण्ड कंक और काकव

शूलादिषुप्रोतदेहाःक्षुत्तृड्भ्यांचातिपीडिताः ॥ तिग्मतुंडैःकंकबकैरितश्चेतश्चताडिताः॥ १५॥ पीडिताआत्मशमलंबहुधासंस्मरंतिहि ॥ येभूता नुद्वेजयंतिनराउल्वणवृत्तयः ॥ १६ ॥ यथासर्पादिकास्तेपिनरकेनिपतंतिहि ॥ दंदशूकाभिधानेचयत्रोत्तिष्ठंतिसर्वतः ॥ १७ ॥ पंचाननःसप्त मुखाग्रसंतिनरकागतान्॥ यथाबिलेशयाविप्रक्रूरबुद्धिसमन्विताः ॥१८॥ येऽवटेषुकुसूलादिगुहादिषुनिरुंधते॥ तानमुत्रोद्यतकराःकीनाशपरिसेव काः॥ १९॥ तेष्वेवोपविशित्वाचसगरेणचवह्निना॥ धूमेनचनिरुंधंतिपापकर्मरतान्नरान् ॥२०॥ योऽतिथीन्समयप्राप्तान्दिधक्षुरिवचक्षुषा॥ पापे नेहालोकयेच्चस्वयंगृहपतिर्द्विजः ॥ २१॥ तस्यापिपापदृष्टेर्हिनिरयेयमकिंकराः ॥ अक्षिणीवज्रतुंडायेकंकाःकाकवटादयः ॥ २२ ॥ गृध्राःक्रूरत राश्चापिप्रसह्योत्पाटयंतिहि ॥ यआढ्याभिमतिर्यातिअहंकृत्यातिगर्वितः ॥ २३ ॥ तिर्यक्प्रेक्षणएवाऽत्राऽभिविशंकीनराधमः ॥ चिंतयाऽर्थ स्यसर्वत्रायतिव्ययस्वरूपया ॥ २४ ॥ शुष्यद्धृदयवक्त्रश्चनिर्वृतिंनैवगच्छति ॥ ग्रहवद्रक्षतेचार्थंसप्रेतोयमकिंकरैः ॥ २५ ॥ सूचीमुखेचनरके पात्यतेनिजकर्मणा ॥ वित्तग्रहंचपुरुषंवायकाइवयाम्यकाः ॥ २६ ॥ किंकराःसर्वतोंगेषुसूत्रैःपरिवयंतिहि ॥ एतेबहुविधावित्तनरकाः पापकर्मणाम् ॥ २७ ॥ नराणांशतशःसंतियातनास्थानभूमयः ॥ सहस्रशोऽपिदेवर्षेउक्तानुक्तास्तथापिहि ॥ २८ ॥

टादि विहगम ॥२२॥ तथा क्रूरतरगृध्र बलपूर्वक उनके नेत्र फोडते हैं जो धनगर्वित पुरुष अहंकारसे बडा गर्व प्रकाश करते॥ २३॥ और तिरछीदृष्टिसे गुरुआदिमे धन चोरादिका सन्देह करते और निरन्तर धनके आयव्ययमे ही चिन्तित रहते है॥ २४॥ इसीमें सदा जिनका हृदय और मुख सूखता है कभी शान्त नहीं होता. धनकी रक्षा ब्रह्म राक्षसके समान करते हैं यमकिंकर उनको॥ २५॥ उनके कर्मानुसार सूचीमुख नरकमें डालते हैं और इस अर्थ पिशाच पुरुषको वायक (जुलाहे) के समान यमदूत ॥२६॥ सर्वांगमे सूत्रद्वारा वयन करते है इसप्रकारसे अनेकों नरक पापियोंको प्राप्त होते हैं ॥ २७ ॥ पापियोंको सैकडों यातना स्थानकी भूमिये हैं

महायोगी पुलहाश्रममें चले गये वह महाशय सांख्यमे निपुण अवतक वहां वर्तमान हैं ॥ १९ ॥ जिनके नामस्मरणमात्रसे सांख्ययोग सिद्ध हो जाता है,उन योगाचार्य सर्वश्रेष्ठ कपिलदेवजीको प्रणाम करता हूं जो सब वरके देनेवाले हैं ॥ २० ॥ यह मैने कन्याका उत्तम वंश दर्णन किया इसक पढने सुननेसे सब पाप नाश होते हैं ॥२१॥ अब मनुपुत्रोका सुन्दर वंश कहता हूं जिसके श्रवण करनेसे परमपदकी प्राप्ति होती है ॥२२॥ द्वीप वर्ष सागर आदिकी व्यवस्था जिसके पुत्रोने की जिससे व्यवहारकी प्रसिद्धि और सब प्राणियोंको सुख प्राप्त होता है ॥ २३ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धे भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः ॥ ॥ ३ ॥ नारायण बोले स्वायंभुवमनुका ज्येष्ठ पुत्र प्रियव्रत हुआ वह नित्य पिताकी सेवामें तत्पर सत्यधर्मका परायण हुआ ॥ १ ॥ उसने प्रजापति विश्वक

यन्नामस्मरणेनाऽपिसांख्ययोगश्चसिद्ध्यति ॥ तंवंदेकपिलंयोगाचार्यंसर्ववरप्रदम् ॥ २० ॥ एवमुक्तंमनोःकन्यावंशवर्णनमुत्तमम् ॥ पठतांशृण्वतांचाऽपिसर्वपापविनाशनम् ॥२१॥ अतःपरंप्रवक्ष्यामिमनुपुत्रान्वयंशुभम् ॥ यदाकर्णनमात्रेणपरंपदमवाप्नुयात् ॥२२॥ द्वीपवर्षसमुद्रादिव्यवस्थायत्सुतैःकृता ॥ व्यवहारप्रसिद्ध्यर्थंसर्वभूतसुखाप्तये ॥२३॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेऽष्टमस्कंधेभुवनकोशेतृतीयोऽध्यायः॥३॥ नारायणउवाच॥मनोःस्वायंभुवस्याऽऽसीज्ज्येष्ठःपुत्रःप्रियव्रतः ॥ पितुःसेवापरोनित्यंसत्यधर्मपरायणः ॥१॥ प्रजापतेर्दुहितरंसुरूपांविश्वकर्मणः॥बर्हिष्मतींचोपयेमेसमानांशीलकर्मभिः॥२॥तस्यांपुत्रान्दशगुणैरन्वितान्भावितात्मनः॥ जनयामासकन्यांचोर्जस्वतींचयवीयसीम्॥३॥ आग्नीध्रश्चेध्मजिह्वश्चयज्ञबाहुस्तृतीयकः ॥ महावीरश्चतुर्थस्तुपंचमोरुक्मशुक्रकः॥४॥घृतपृष्ठश्चसवनोमेधातिथिरथाऽष्टमः॥वीतिहोत्रःकविश्चेतिदशैतेवह्निनामकाः ॥ ५ ॥ एतेषांदशपुत्राणांत्रयोऽप्यासन्विरागिणः ॥ कविश्चसवनश्चैवमहावीरइतित्रयः ॥ ६ ॥ आत्मविद्यापरिष्णाताःसर्वेतेह्यूर्ध्वरेतसः ॥ आश्रमेपरहंसाख्येनिःस्पृहाह्यभवन्मुदा ॥ ७ ॥ अपरस्यांचजायायांत्रयःपुत्राश्चजज्ञिरे ॥ उत्तमस्तामसश्चैवरैवतश्चेतिविश्रुताः ॥ ८ ॥ मन्वंतराधिपतयएतेपुत्रामहौजसः ॥ प्रियव्रतःसराजेंद्रोबुभुजेजगतीमिमाम् ॥ ९ ॥

र्माकी बर्हिष्मती नाम कन्या रूपशीलवतीसे विवाह किया ॥ २ ॥ उसमे अपने समान दश पुत्र और एक कन्या ऊर्जस्वतीनाम प्रगट की ॥ ३ ॥ आग्नीध्र, इध्मजिह्व, यज्ञबाहु, महावीर, रुक्मशुक्रक ॥ ४ ॥ घृतपृष्ठ, सवन, मेधातिथि, वीतिहोत्र, कवि यह दश वह्नि नामक हुए ॥ ५ ॥ इन दश पुत्रोंमें तीन विरक्त होगये वे कवि सवन और महावीर थे ॥ ६ ॥ यह सब आत्मविद्यामें निष्णात होनेके कारण ऊर्ध्वरेता हुए और परमहंसनामक आश्रममें आनन्दसे निवास करने लगे ॥ ७ ॥ दूसरी भार्यामे तीन पुत्र हुए वे उत्तम तामस रैवत नामसे विख्यात हुए ॥ ८ ॥ यह प्रतापी पुत्र मन्वंतरोंके अधिपति हुए, इसप्रकार राजा प्रियव्रत इस भूमिको भोगने लगा ॥ ९ ॥

आपको आगे पीछे प्रणाम है, आप सम्पूर्ण देवताओंके आधार बृहद्धाम हो आपको प्रणाम है ॥ २२ ॥ आपनेही शक्तियुक्त हो मुझे प्रजाके निर्माणमें नियुक्त किया है आपहीकी आज्ञासे मैं प्रजाकी सृष्टि करता और बिगाड़ता हूँ ॥ २३ ॥ हे देवेश ! आपहीकी सहायतासे पहले देवताओंने अमृत पाया जो यथासमयमें बलानुसार प्राप्त हुआ ॥ २४ ॥ इस त्रिलोकीके साम्राज्यको आपहीकी आज्ञासे इन्द्र देवताओंसे पूजित हो ऐश्वर्यके सहित भोगता है ॥ २५ ॥ अग्नि जठरादिके भेदसे पावकताको प्राप्त होकर देवासुर मनुष्योंका पालन करताहै ॥ २६ ॥ पितरोंके अधिपति धर्मराजभी सबकर्मोंके द्रष्टा हैं वहभी आपहीके नियोगसे सब कर्मोंके फलदाता हैं ॥ २७ ॥ नैर्ऋतराक्षसोंके अधिपति यक्ष विघ्ननाशक सब प्राणियोंके कर्मसाक्षी आपहीके द्वारा होते हैं ॥ २८ ॥ जलोंके पति वरुण लोकपाल जलाधिप आपही की आज्ञाबलको प्राप्त हो लोकपालत्वको प्राप्त हुए हैं ॥ २९ ॥ वायु गंध वहन करनेवाला सबका प्राणधारण करनेका कारण वहभी लोकपालक जगत्का गुरु आपहीकी आज्ञासे हुआ है॥ ३० ॥कुबेर किन्नर और यक्षोंके जीवनका आश्रय आपकीही आज्ञासे सब लोकमे मान्य हुआ है॥ ३१॥ सब रुद्रोंके अधिपति ईश्वर अन्तकारी सब देवोंके पालक हे लोकेश ! आपहीके कारण सबके वन्दनीय हुए हैं ॥ ३२ ॥ हे जगदीश्वर भगवान् ! आपको प्रणाम है जिसके अंशभागसे सब देवता हुए हैं ॥ ३३ ॥ नारदजी बोले जब इस प्रकार ब्रह्माजीने आदिपुरुष भगवान्‌की स्तुति की तब भगवान्‌ने अपनी

अग्रतश्चनमस्तेस्तुपृष्ठतश्चनमोनमः ॥ सर्वामराधारभूतबृहद्धामनमोस्तुते ॥ २२ ॥ त्वयाहंचप्रजासर्गेनियुक्तःशक्तिबृंहितः ॥ त्वदाज्ञावशतः सर्गंकरोमिविकरोमिच ॥२३॥ त्वत्सहायेनदेवेशाअमराश्चपुराहरे ॥ सुधांविभेजिरेसर्वेयथाकालंयथाबलम् ॥ २४ ॥ इंद्रस्त्रिलोकीसाम्राज्यं लब्धवांस्त्वन्निदेशतः॥ भुनक्तिलक्ष्मींबहुलांसुरसंघप्रपूजितः ॥ २५ ॥ वह्निःपावकतांलब्ध्वाजाठरादिविभेदतः ॥ देवासुरमनुष्याणांकरोत्याप्यायनंतथा ॥ २६ ॥ धर्मराजोऽथपितॄणामधिपःसर्वकर्मदृक्॥कर्मणांफलदाताऽसौत्वन्नियोगादधीश्वरः ॥ २७॥ नैर्ऋतोरक्षसामीशोयक्षोविघ्नविनाशनः ॥ सर्वेषांप्राणिनांकर्मसाक्षीत्वत्तःप्रजायते ॥ २८ ॥ वरुणोयादसामीशोलोकपालोजलाधिपः ॥ त्वदाज्ञाबलमाश्रित्यलोकपालत्वमागतः ॥२९॥ वायुर्गंधवहःसर्वभूतप्राणनकारणम् ॥ जातस्तवनिदेशेनलोकपालोजगद्गुरुः ॥ ३० ॥ कुबेरःकिन्नरादीनांयक्षाणांजीवनाश्रयः ॥ त्वदाज्ञांतर्गतःसर्वलोकपेषुचमान्यभूः ॥ ३१ ॥ ईशानःसर्वरुद्राणामीश्वरांतकरःप्रभुः ॥ जातोलोकेशवंद्योऽसौसर्वदेवाधिपालकः ॥ ३२ ॥ नमस्तुभ्यंभगवतेजगदीशायकुर्महे ॥ यस्यांशभागाःसर्वेहिजातादेवाःसहस्रशः ॥ ३३ ॥ नारदउवाच ॥ एवंस्तुतोविश्वसृजाभगवानादिपूरुषः ॥ लीलावलोकमात्रेणाऽप्यनुग्रहमवाऽसृजत् ॥ ३४ ॥

वे अपने खेदका नाशक घुर घुर शब्द सुनकर तप सत्य जनलोकनिवासी श्रेष्ठ देवता ॥९॥ ऋक् साम अथर्वके छन्दोमय स्तोत्र तथा पुरुषसूक्तके वचनोंसे ब्राह्मण अभिवर्षण करनेलगे ॥ १० ॥ हरि ईश्वर भगवान् उनके स्तोत्रोंको सुनकर कृपादृष्टिसे उनको देख जलमे प्रविष्ट हुए ॥११॥ प्रवेश करनेसे केशरके आघातसे पीडित हो समुद्र कहनेलगा हे शरणागतके दुःख दूरकरनेवाले मेरी रक्षा करो ॥ १२॥ भगवान् सागरका यह वचन सुनकर जलचरोंको विदीर्ण करते सागरमे प्रविष्ट हुए ॥ १३ ॥ पृथ्वीके खोजनेको इधर उधर धावमान होने लगे वारंवार सूँघकर ऊपर उठाने योग्य धराको शनैः प्राप्त हुए ॥ १४ ॥ जो सब जीवोंके आश्रय वाली भूमि जलके अन्तरमे थी देवदेवेशने उसको अपनी दंष्ट्रापर धारण किया ॥ १५ ॥ यज्ञेश यज्ञपुरुष उसको अपनी दंष्ट्रापर धारण

तेनिशम्यस्वखेदस्यशयिष्णुघुर्घुरस्वनम् ॥ जनस्तपःसत्यलोकवासिनोमरवयकाः ॥ ९ ॥ छन्दोमयैःस्तोत्रवरैर्ऋक्सामाथर्वसंभवैः ॥ वचोभिःपुरुषंत्वाद्यंद्विजेंद्राःपर्यवाकिरन् ॥ १० ॥ तेषांस्तोत्रंनिशम्याऽद्योभगवान्हरिरीश्वरः ॥ कृपावलोकमात्रेणाऽनुगृहीत्वाऽपआविशत् ॥ ॥ ११ ॥ तस्यांतर्विशतःक्रूरसटाघातप्रपीडितः ॥ समुद्रोऽथाऽब्रवीद्देवरक्षमांशरणार्तिहन् ॥ १२ ॥ इत्याकर्ण्यसमुद्रोक्तंवचनंहरिरीश्वरः ॥ विदारयञ्जलचराञ्जगामांतर्जलेविभुः ॥ १३ ॥ इतस्ततोऽभिधावन्सन्विचिन्वन्पृथिवींधराम् ॥ आघ्रायाघ्रायसर्वेशोधरामासादयच्छनैः ॥ ॥ १४ ॥ अंतर्जलगतांभूमिंसर्वसत्त्वाश्रयांतदा ॥ भूमिंसदेवदेवेशोदंष्ट्रयोदाजहारताम् ॥ १५ ॥ तांसमुद्धृत्यदंष्ट्राग्रेयज्ञेशोयज्ञपूरुषः ॥ शुशुभेदिग्गजोयद्वदुद्धृत्याऽथसुपद्मिनीम् ॥ १६ ॥ तंदृष्ट्वादेवदेवेशोविरंचिःसमनुःस्वराट् ॥ तुष्टाववाग्भिर्देवेशंदंष्ट्रोद्धृतवसुंधरम् ॥ १७ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ जितंतेपुण्डरीकाक्षभक्तानामार्तिनाशन ॥ खर्वीकृतसुराधारसर्वकामफलप्रद ॥ १८ ॥ इयंचधरणीदेवशोभतेवसुधातव ॥ पद्मिनीवसुपत्राढ्यामतंगजकरोद्धृता ॥ १९ ॥ इदंचतेशरीरंवैशोभतेभूमिसंगमात् ॥ उद्धृतांबुजशुंडाग्रकरींद्रतनुसन्निभम् ॥ २०॥ नमोनमस्तेदेवेशसृष्टिसंहारकारक ॥ दानवानांविनाशायकृतनानाकृतेप्रभो ॥ २१ ॥

कर पद्मिनीको उखाडे दिग्गजके समान शोभित हुए ॥१६॥ उन देवदेवको ब्रह्मा स्वराट् मनु देखकर वसुन्धराधारी देवकी स्तुति करने लगे ॥१७॥ ब्रह्माजी बोले हेपुण्डरीकाक्ष ! हे भक्तोके दुःख नाशक। हे सबकामफलके दाता। हे सुराधार आपने सत्यलोकतकको खर्व किया है आपकी जय हो ॥१८॥ हे देव ! यह वसुधा धरणी आप से शोभा पाती है जैसे मतंगद्वारा उखाडी हुई कमलिनी हो॥ १९॥यह आपका शरीर भूमिके संगमसे शोभा पाता है जैसे सूंडमें कमल उखाडे हाथीका शरीर शोभित हो॥२०॥हे सृष्टिसंहारकारक देवेश ! आपको प्रणाम है. हे प्रभो ! आप दानवोंके नाशके निमित्त अनेकशरीर धारण करते हो ॥२१॥

जब स्वायंभुवमनुसे इसप्रकार ब्रह्माजीने कहा तब वह तपसे जगतकी योनिरूप देवीको प्रसन्न करने लगे॥ २२॥सावधान मनसे देवीको सन्तुष्ट करने लगे जो आदि
माया सर्वशक्ति और सब कारणोंका कारण है॥ २३॥ मनु बोले हे जगतकी कारणस्वरूप देवी! आपको प्रणाम है- तुम शंख, चक्र, गदा हाथमें लिये नारायणके
हृदयमे स्थित हो॥ २४॥वेदकी मूर्ति जगतकी माता सब कारणोकी कारण स्थानकी रूपवाली तीन वेदके प्रमाणकी ज्ञाता सब देवताओंसे स्तुतिको प्राप्त कल्याण
स्वरूप ॥ २५॥हे महेश्वरि ! हे महामाये ! हे महोदये । महादेवकी प्रिया सर्वनिवास महादेवकी प्रिय करनेवाली ॥ २६॥ गोपेन्द्रकी प्रिया ज्येष्ठा महानंदा और
महोत्सवस्वरूप महामारीके भय हरनेवाली देवादिसे पूजित तुमको प्रणाम है ॥ २७॥ हे सम्पूर्ण मंगलोकी मंगल हे शिवे! हेसर्वार्थसाधिके! हे शरणागतवत्सले गौरी

एवमुक्तःप्रजास्रष्ट्रामनुःस्वायंभुवोविराट् ॥ जगद्योनिंतदादेवींतपसातर्पयद्विभुः ॥ २२ ॥ तुष्टावदेवींदेवेशींसमाहितमतिःकिल ॥ आद्यांमायां
सर्वशक्तिंसर्वकारणकारणाम् ॥ २३ ॥ मनुरुवाच ॥ नमोनमस्तेदेवेशिजगत्कारणकारणे ॥ शंखचक्रगदाहस्तेनारायणहृदाश्रिते ॥ २४ ॥
वेदमूर्तेजगन्मातःकारणस्थानरूपिणि ॥ वेदत्रयप्रमाणज्ञेसर्वदेवनुतेशिवे ॥ २५ ॥ माहेश्वरिमहाभागेमहामायेमहोदये ॥ महादेवप्रियावासे
महादेवप्रियंकरि ॥ २६ ॥ गोपेन्द्रस्यप्रियेज्येष्ठेमहानंदेमहोत्सवे ॥ महामारीभयहरेनमोदेवादिपूजिते ॥ २७॥ सर्वमंगलमांगल्येशिवेसर्वार्थ
साधिके ॥ शरण्येत्र्यंबकेगौरिनारायणिनमोस्तुते ॥२८॥ यतश्चेदंयया विश्वमोतंप्रोतंचसर्वदा ॥ चैतन्यमेकमाद्यंतरहितंतेजसांनिधिम् ॥२९॥
ब्रह्मायदीक्षणात्सर्वंकरोतिचहरिःसदा ॥ पालयत्यपिविश्वेशःसंहर्तायदनुग्रहात् ॥ ३० ॥ मधुकैटभसंभूतभयार्तःपद्मसंभवः ॥ यस्यास्तवेनमु
मुचेघोरदैत्यभवांबुधेः ॥ ३१ ॥ त्वंह्रीःकीर्तिःस्मृतिःकांतिःकमलागिरिजासती ॥ दाक्षायणीवेदगर्भाबुद्धिदात्रीसदाभया ॥ ३२ ॥ स्तोष्ये
त्वांचनमस्यामिपूजयामिजपामिच ॥ ध्यायामिभावयेवीक्षेश्रोष्येदेविप्रसीदमे ॥ ३३ ॥ ब्रह्मावेदनिधिःकृष्णोलक्ष्म्यावासःपुरंदरः ॥ त्रिलोका
धिपतिःपाशीयादसांपतिरुत्तमः ॥ ३४ ॥

नारायणी आपको प्रणाम है ॥ २८ ॥ जिसके द्वारा यह विश्व ओत प्रोत हो रहा है चैतन्यस्वरूप एक आद्यंतरहित तेजोकी निधि॥ २९॥ ब्रह्मा जिसके ईक्षणसे
सब करता है जिसके अनुग्रहसे विष्णु पालते और शिव संहार करते हैं ॥ ३० ॥ जब मधुकैटभके भयसे ब्रह्माजी घबराये जिसकी स्तुतिसे घोर दैत्यभय छूट गया
॥ ३१॥ तुम ह्री, कीर्ति, स्मृति, कान्ति, कमला, गिरिजा, सती, दाक्षायणी, वेदगर्भा, बुद्धिकी देनेवाली, सदा निर्भयरूप ॥ ३२ ॥ मैं तुम्हारी स्तुति करता
नमस्कार करता पूजन और जप करता हू. हे देवि! मै तुम्हारा ध्यान, ईक्षण और श्रवण करता हूं. तुम मेरे ऊपर प्रसन्न हो॥ ३३॥ ब्रह्मा वेदके निधि, विष्णु लक्ष्मीके

॥ १० ॥ और अन्तमे किसमें लय होता है तथा सम्पूर्ण फलका उदय कहांसे होता है और किसके ज्ञानसे यह माया नाशको प्राप्त होती है॥ ११ ॥किसके पूजन, जप. ध्यानसे हे देव ! प्रकाश होता है जैसे सूर्योदयसे अन्धकार दूर होता है॥ १२ ॥ हे देव ! सब प्रकारसे इस प्रश्नका उत्तर दीजिये; जिस प्रकार यह लोक अंधकारमें निमग्न हुआ तरजाय ॥ १३ ॥ व्यासजी बोले जब इस प्रकारसे देवर्षि नारदजीने प्रश्न किया तब महायोगी नारायण प्रसन्न होकर कहने लगे ॥ १४ ॥ नारायण बोले हे देवर्षि ! सुनो जिसप्रकार यह जगत्का तत्त्व है जिसके जाननेसे यह जन्तु जगत्के भ्रममें नहीं पडता ॥ १५ ॥ देवीने मुझसे जगत्का तत्त्व वर्णन कियाहै. ऋषि, गन्धर्व, देवता और दूसरे मनीषियोनेभी वर्णन कियाहै ॥ १६ ॥ वह देवी जगत्को प्रगटकर पालन करती है और

जगतस्तत्त्वमाद्यंयत्तन्मेवदयथेप्सितम् ॥ जायतेकुतएवेदंकुतश्चेदंप्रतिष्ठितम् ॥ १० ॥ कुतोंतंप्राप्नुयात्कालेकुत्रसर्वफलोदयः ॥ केनज्ञातेनमायैपामोहभूर्नाशमाप्नुयात् ॥ ११ ॥ कयाऽर्चयाकिंजपेनकिंध्यानेनात्महृत्कजे ॥ प्रकाशोजायतेदेवतमस्यर्कोदयोयथा ॥ १२ ॥ एतत्प्रश्नोत्तरंदेवब्रूहिसर्वमशेषतः ॥ यथालोकस्तरेदंधतमसंत्वंजसैवहि ॥ १३ ॥ व्यासउवाच ॥ एवंदेवर्षिणापृष्टःप्राचीनोमुनिसत्तमः ॥ नारायणोमहायोगीप्रतिनंद्यवचोब्रवीत् ॥ १४ ॥नारायणउवाच ॥ शृणुदेवर्षिवर्याऽत्रजगतस्तत्त्वमुत्तमम् ॥ येनज्ञातेनमर्त्योहिजायतेनजगद्भ्रमे ॥ १५ ॥ जगतस्तत्त्वमित्येवदेवीप्रोक्तामयापिहि ॥ ऋषिभिर्देवगंधर्वैरन्यैश्चापिमनीषिभिः ॥ १६ ॥ साजगत्सृजतेदेवीतयाचप्रतिपाल्यते॥तयाचनाश्यतेसर्वमितिप्रोक्तंगुणत्रयात् ॥ १७॥ तस्याःस्वरूपंवक्ष्यामिदेव्याःसिद्धर्षिपूजितम् ॥ स्मरतांसर्वपापघ्नंकामदंमोक्षदंतथा ॥ १८ ॥ मनुःस्वायंभुवस्त्वाद्यःपद्मपुत्रःप्रतापवान् ॥शतरूपापतिःश्रीमान्सर्वमन्वंतराधिपः ॥ १९ ॥ समनुःपितरंदेवंप्रजापतिमकल्मषम् ॥ भक्त्यापर्यचरत्पूर्वंतमुवाचाऽऽत्मभूःसुतम् ॥ २० ॥पुत्रपुत्रत्वयाकार्यंदेव्याराधनमुत्तमम् ॥ तत्प्रसादेनतेतातप्रजासर्गःप्रसिद्ध्यति ॥ २१ ॥

[illegible]गुणके द्वारा वही जगत्का नाश करती है, उस सिद्ध और ऋषियोसे पूजित देवीके स्वरूपको वर्णन करताहूं जो स्मरण करतेही सब पापको दूरकरती है और [illegible] तथा मोक्षकी देनेवाली है ॥ १७ ॥ १८ ॥ ब्रह्माजीके पुत्र स्वायंभुवमनु हुए और शतरूपा उनकी स्त्री थी, यह मन्वन्तराधिप है ॥ १९ ॥ वह मनु [illegible] पापरहित पिताजीकी परमभक्तिसे उपासना करने लगे तब उन ब्रह्माजीने अपने पुत्रसे कहा ॥ २० ॥ हे पुत्र ! तुम देवीका श्रेष्ठ आराधन करो [illegible]के प्रसादसे यह तुम्हारी प्रजासृष्टि सिद्ध होगी ॥ २१ ॥

दोहा—जगदानंदप्रदायिनी, सकल सुमंगलमूल। शिवाभवानी मिश्रपर; सदा रहो अनुकूल ॥

जनमेजय बोले आपने सूर्य चन्द्रवंशी राजोंका जो चरित्र कहा सो अमृतका स्थान चरित्र हमने सुना ॥ १ ॥ अब यह सुननेकी इच्छाहै कि, वह जगदम्बिका देवी सब मन्वन्तरों में जिस जिस रूपसे पूजित होती है॥ २॥ और जिसजिसस्थानमें जिस जिस कर्मसे पूजित होती है"तथा जिस जिस शरीरसे देवी फल देनेको पूजी जाती है जिस जिस मंत्रवीजसे जहां जहां पूजीजाती है"देवीका विराट्रूप और उसका वर्णन॥ ३ ॥ तथा जिस ध्यानसे उस सूक्ष्म शरीरमें बुद्धिकी गति होती है. हे विप्रर्षे ! वह सब कहिये जिसमें हमको मंगलकी प्राप्ति हो ॥ ४ ॥ व्यासजी बोले हे भारत ! देवीका आराधन सुनो, जिसके करने सुननेसे मनुष्यका

श्रीगणेशायनमः ॥ जनमेजयउवाच ॥ सूर्यचंद्रान्वयोत्थानांनृपाणांसत्कथाश्रितम् ॥ चरितंभवताप्रोक्तंश्रुतंतदमृतास्पदम् ॥ १ ॥ अधुना श्रोतुमिच्छामिसादेवीजगदंबिका ॥ मन्वंतरेषुसर्वेषुयद्यद्रूपेणपूज्यते ॥ २ ॥ यस्मिन्यस्मिश्चवैस्थानेयेनयेनचकर्मणा ॥ "शरीरेणचदेवेशीपूजनीयाफलप्रदा॥येनैवमंत्रबीजेनयत्रयत्रचपूज्यते॥" देव्याविराट्स्वरूपस्यवर्णनंचयथातथम्॥ ३॥येनध्यानेनतत्सूक्ष्मेस्वरूपेस्यान्मतेर्गतिः॥ तत्सर्वंवदविप्रर्षेयेनश्रेयोहमाप्नुयाम् ॥ ४ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिदेव्याराधनमुत्तमम् ॥ यत्कृतेनश्रुतेनाऽपिनरःश्रेयोऽत्रविंदते ॥ ५ ॥ एवमेतन्नारदेनपृष्टोनारायणःपुरा ॥ तस्मैयदुक्तवान्देवोयोगचर्याप्रवर्तकः ॥ ६ ॥ एकदानारदःश्रीमान्पर्यटन्पृथिवीमिमाम् ॥ नारायणाश्रमंप्राप्तोगतखेदश्चतस्थिवान् ॥ ७ ॥ तस्मैयोगात्मनेनत्वाब्रह्मदेवतनूद्भवः ॥ पर्यपृच्छदिमंचाऽर्थंयत्पृष्टोभवताऽनघ॥ ८॥नारदउवाच॥ देवदेवमहादेवपुराणपुरुषोत्तम ॥ जगदाधारसर्वज्ञश्लाघनीयोरुसद्गुण ॥ ९ ॥

कल्याण होता है ॥ ५ ॥ यही बात पहले नारदजीने नारायणसे पूँछी थी योगमार्गके प्रवर्तक भगवान् जो उनसे कहा ॥ ६ ॥ वही कहते है. एक समय श्रीमान् नारदजी पृथ्वीपर्यटन करते हुए नारायणके आश्रममें आय खेदरहित स्थित हुए ॥७॥ नारदजी उन योगात्माके निमित्त नमस्कार करके जो आपने पूँछा यही बात पूछते हुए ॥ ८ ॥ नारदजी बोले, हे देवदेव ! महादेव ! हे पुराणपुरुषोत्तम ! हे जगत्के आधार ! हे सर्वज्ञ ! हे सद्गुणोंसे श्लाघनीय ! आप जगत्के जिस प्रकार आदि हो सो मुझसे विस्तारसे कहो यह जगत् कहांसे उत्पन्न और किसमें प्रतिष्ठित है ॥ ९ ॥

## अथ श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते अष्टमस्कन्धः प्रारभ्यते ॥

अतएव प्रजापति ब्रह्माने प्रथम सात मानस पुत्र उत्पन्न किये. उनके नाम मरीचि; अत्रि, अंगिरा, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु और वशिष्ठ. यह सात मानस पुत्र कहकर विख्यात हैं ॥ १० ॥ इसके उपरान्त उन प्रजापतिके रोषसे रुद्र, उत्संगसे नारद और दक्षिण अंगुष्ठसे दक्ष उत्पन्न हुए. इस प्रकार सनकादिकऋषिलोग भी उनके मानस पुत्र थे ॥ ११ ॥ हे महीपते ! प्रजापतिके वाम अंगुष्ठसे दक्षकी स्त्री उत्पन्न हुई. वह सर्वांगसुन्दरी कन्या वीरिणी और असिक्नीनामसे सम्पूर्ण पुराणोंमें विख्यात है ॥ १२ ॥ देवर्षिप्रवर नारदने समयान्तरमें उसके गर्भसे जन्म ग्रहण किया वह असिक्नी नामसे विख्यात थी ॥ १३ ॥ जनमेजयने कहा हे ब्रह्मन् ! आपने कहा है कि, तपस्वी नारदने दक्षके उरसे और वीरिणीके गर्भसे जन्म ग्रहण किया था इसमे मुझको संशय उत्पन्न हुआ है ॥ १४ ॥ नारदमुनि

"ससर्जमानसान्पुत्रान्सप्तसंख्यान्प्रजापतिः" ॥ मरीचिरंगिराऽत्रिश्चवसिष्ठःपुलहःक्रतुः । पुलस्त्यश्चेतिविख्याताःसप्तैतेमानसाःसुताः॥१०॥ रुद्रोरोषात्समुत्पन्नोऽप्युत्संगान्नारदोऽभवत् ॥ दक्षोंगुष्ठात्तथाऽन्येपिमानसाःसनकादयः ॥११॥ वामांगुष्ठाद्दक्षपत्नीजातासर्वांगसुंदरी ॥ वीरिणी नामविख्यातापुराणेषुमहीपते ॥१२॥ असिक्नीतिचनाम्नासायस्यांजातोऽथनारदः ॥ देवर्षिप्रवरःकामंब्रह्मणोमानसःसुतः ॥१३॥ जनमेजय उवाच॥अत्रमेसंशयोब्रह्मन्यदुक्तंभवतावचः॥वीरिण्यांनारदोजातोदक्षादितिमहातपाः॥१४॥कथंदक्षस्यपत्न्यांतुवीरिण्यांनारदोमुनिः॥ जातो हिब्रह्मणःपुत्रोधर्मज्ञस्तापसोत्तमः ॥१५॥ विचित्रमिदमाख्यातंभवतानारदस्यच॥दक्षाज्जन्माऽस्यभार्यायांतद्वदस्वसविस्तरम् ॥१६॥ पूर्वदेहः कथंमुक्तःशापात्कस्यमहात्मना ॥ नारदेनबहुज्ञेनकस्माज्जन्मकृतंमुने ॥ १७ ॥ व्यासउवाच ॥ ब्रह्मणाऽसौसमादिष्टोदक्षःसृष्ट्यर्थमादितः ॥ प्रजाःसृजेतिसुभृशंवृद्धिहेतोःस्वयंभुवा ॥ १८ ॥

एक तो ब्रह्माके पुत्र है विशेषकर धर्मज्ञानयुक्त और तपस्वी लोगोंमें अग्रगण्य है. अतएव उन्होने दक्षकी पत्नी वीरिणीके गर्भसे किस प्रकार जन्म ग्रहण किया ? ॥ १५ ॥ अच्छा, यदि यही हो तो दक्षसे उनकी भार्याके गर्भमे नारदजीने जो जन्म ग्रहण किया था आप वही विचित्र कथा विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये ॥ १६ ॥ हे मुने ! महात्मा नारदजीने अनेक प्रकार ज्ञानयुक्त होकर भी किसके शापसे पूर्वदेह त्यागकर फिर कैसे जन्मग्रहण किया ॥ १७ ॥ व्यासजीने कहा "जगत्को बढानेके लिये असंख्य प्रजा उत्पन्न करो" स्वयंभू ब्रह्माने सृष्टिकी इच्छासे यह कहकर प्रथम दक्षको आज्ञा दी ॥ १८ ॥

# अथ श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते अष्टमस्कन्धः प्रारभ्यते ॥

दक्षप्रजापतिने पिताकी आज्ञा ले वीरणीके गर्भसे बडे बली वीर्यवान् पाँच हजार पुत्र उत्पन्न किये ॥१९॥ उन सम्पूर्ण दक्षके पुत्रोंको प्रजाके बढानेमें अभिलाषी देखकर देवर्षिनारदने कालसे प्रेरित होकर हँसते हँसते कहा ॥ २० ॥ तुमने पृथ्वीका परिमाण न जानकर किस प्रकार प्रजाको उत्पन्न करनेकी इच्छा की है ? अतएव तुम साधारणलोकोंमें हास्यके पात्र होगे इसमें सन्देह नहीं ॥ २१ ॥ परन्तु पृथ्वीका परिमाण जानकर सृष्टिकार्यमें प्रवृत्त होनेसे वह सिद्ध होगा. किन्तु इसके अन्यथा करनेसे कभी कार्यसिद्धि नहीं होगी, यही स्थिर निश्चय जानना चाहिये ॥ २२ ॥ हाय ! तुम अत्यन्त अज्ञानी हो ! ! पृथ्वीका वृत्तान्त न जानकर प्रजाको उत्पन्न करनेमें उद्यत हुए हो अतएव तुम्हारा कार्य किस प्रकार सिद्ध होगा?॥२३॥व्यासजीने कहा हे महाराज ! दैवयोगसे सहसा

ततःपञ्चसहस्रांश्चजनयामासवीर्यवान्॥ दक्षःप्रजापतिःपुत्रान्वीरिण्यांबलवत्तरान् ॥१९॥ दृष्ट्वातान्नारदःपुत्रान्सर्वान्वर्धयिषून्प्रजाः ॥ उवाच प्रहसन्वाचंदेवर्षिःकालनोदितः ॥ २० ॥ भुवःप्रमाणमज्ञात्वास्रष्टुकामाःप्रजाःकथम् ॥ लोकानांहास्यतांयूयंगमिष्यथनसंशयः ॥ २१ ॥ पृथिव्यावैप्रमाणंतुज्ञात्वाकार्यःसमुद्यमः॥कृतोऽसौसिद्धिमायातिनाऽन्यथेतिविनिश्चयः ॥२२॥ बालिशाबतयूयंवैयदज्ञात्वाभुवस्तलम् ॥ समुद्यताःप्रजाःकर्तुंकथंसिद्धिर्भविष्यति॥२३॥व्यासउवाच॥ नारदेनैवमुक्तास्तेहर्यश्वादैवयोगतः॥अन्योन्यमूचुःसहसासम्यगाहमुनिःकिल॥२४॥ ज्ञात्वाप्रमाणमुर्व्यास्तुसुखंस्रक्ष्यामहेप्रजाः ॥ इतिसंचिंत्यतेसर्वेप्रयाताःप्रेक्षितुंभुवः ॥२५॥ तलंसर्वपरिज्ञातुंवचनान्नारदस्यच ॥ प्राच्यांकेचिद्गताःकामंदक्षिणस्यांतथापरे ॥२६॥ प्रतीच्यामुत्तरस्यांतुकृतोत्साहाःसमंततः ॥ दक्षःपुत्रान्गतान्दृष्ट्वापीडितस्तुशुचाभृशम् ॥२७॥ अन्यानुत्पादयामासप्रजार्थंकृतनिश्चयः॥तेऽपितत्रोद्यताःकर्तुंप्रजार्थमुद्यमंसुताः ॥ २८ ॥

नारदजीका यह वचन सुनकर वह हर्यश्व इत्यादि पुत्र परस्पर कहने लगे कि,यह मुनिवर जो बात कहते है सो सत्य है ॥२४॥ पृथ्वीका परिमाण जानकर हम सुखपूर्वक प्रजाको उत्पन्न करेंगे. वह सब इस प्रकार विचारकर पृथ्वीको देखनेके लिये चलेगये ॥ २५ ॥ वह नारदजीके वचनसे उत्साहित हो सब पृथ्वी देखते देखते कोई पूर्वकी ओर और कोई दक्षिणकी ओर ॥ २६ ॥ कोई उत्तरकी ओर और कोई पश्चिमकी ओर इच्छानुसार चले गये. पुत्रोंके चलेजानेपर दक्ष उनको न देखकर अत्यन्त शोकातुर हुए ॥ २७ ॥ परन्तु उन्होंने प्रजाकी इच्छासे कृतसंकल्प हो फिर अन्यान्य पुत्र उत्पन्न किये उनके वह सब पुत्र भी फिर प्रजाको उत्पन्न करनेमें उद्यत हुए ॥ २८ ॥

नारद मुनिने उनको देखकरभी पहलेकी समान कहा कि, तुम अत्यन्त अज्ञानी हो ! ! पृथ्वीका परिमाण न जानकर ॥ २९ ॥ किसकारणसे प्रजाको उत्पन्न करनेमें उद्यत हुए हो ? नारदजीका वचन सत्यविचार मोहित हो ॥ ३० ॥ पहले भ्राता जिसप्रकार चलेगये थे वहभी इसी प्रकार चलेगये. दक्षप्रजापतिने उन पुत्रोंको न देखकर कुपित हो ॥ ३१ ॥ पुत्रशोकसे प्रकटहुए क्रोधद्वारा नारदजीको शाप दिया. दक्षने कहा हे दुर्बुद्धे ! तुमने मेरे पुत्रोंको नष्ट किया है अतएव नाशको प्राप्त हो ॥ ३२ ॥ फलतः मेरे पुत्र नष्ट होनेके पापसे तुमको गर्भमें वास करना होगा और अधिक क्या कहूं तुमने मेरे पुत्रोंको स्थानभ्रष्ट किया है अतएव तुम अवश्य मेरे पुत्र होगे ॥ ३३ ॥ नारदजीने इस प्रकार शापित हो वीरिणीके गर्भसे जन्मग्रहण किया. इस प्रकार सुना है कि, इसके उपरान्त प्रजापति दक्षने

नारदःप्राहतान्दृष्ट्वापूर्वंयद्वचनंमुनिः ॥ बालिशाबतयूयंवैयदज्ञात्वाभुवःकिल ॥ २९ ॥ प्रमाणंतुप्रजाःकर्तुंप्रवृत्ताःकेनहेतुना ॥ श्रुत्वावाक्यंमुनेस्तेऽपिमत्वासत्यंविमोहिताः॥३०॥जग्मुःसर्वेयथापूर्वंभ्रातरश्चलितास्तथा॥तान्सुतान्प्रस्थितान्दृष्ट्वादक्षःकोपसमन्वितः॥३१॥ शशापनारदंरोषात्पुत्रशोकसमुद्भवात्॥दक्षउवाच॥नाशितामेसुतायस्मात्तस्मान्नाशमवाप्नुहि॥३२॥पापेनाऽनेनदुर्बुद्धेगर्भवासंव्रजेतिच ॥ पुत्रोमेभवकामंत्वंयतोमेभ्रंशिताःसुताः॥३३॥इतिशप्तस्ततोजातोवीरिण्यांनारदोमुनिः॥षष्टिर्भूयोऽसृजत्कन्यावीरिण्यामितिनःश्रुतम्॥३४॥शोकंविहायपुत्राणांदक्षःपरमधर्मवित्॥तासांत्रयोदशप्रादात्कश्यपायमहात्मने॥३५॥दशधर्मायसोमायसप्तविंशतिभूपते॥द्वेचैवभृगवेप्रादाच्चतस्रोऽरिष्टनेमिने ३६॥द्वेचैवांगिरसेकन्येतथैवांगिरसेपुनः॥तासांपुत्राश्चपौत्राश्चदेवाश्चदानवास्तथा ॥३७॥ जाताबलसमायुक्ताःपरस्परविरोधकाः॥रागद्वेषान्विताःसर्वेपरस्परविरोधिनः ॥ सर्वेमोहावृताःशूराह्यभवन्नतिमायिनः ॥३८॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेप्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

वीरिणीके गर्भसे साठ कन्या उत्पन्न कीं ॥ ३४ ॥ हे भूपते ! तब परमधर्मको जाननेवाले दक्षने पुत्रशोक त्यागकर उनमेंसे तेरह महात्मा कश्यपको ॥ ३५ ॥ दश धर्मको, चन्द्रमाको सत्ताईस, भृगुको दो, अरिष्टनेमिको चार, कृशाश्वको दो और शेष दो कन्या अङ्गिराको दीं. उनके पुत्र और पौत्र देवता तथा दानव ॥ ॥ ३६ ॥ बलयुक्त हो परस्पर विरोधी हुए वह सभी शूर और अत्यन्त मायावीथे. अतएव राग और द्वेषसे मोहित होकर परस्पर विरोध करने लगे ॥ ३७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

जनमेजयने कहा हे महाभाग ! भलीभाँति ज्ञानयुक्त जिन सब राजाओंने सूर्यवंशमें जन्म ग्रहण किया था आप उनका वंश विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये ॥ १ ॥ व्यासजीने कहा हे भारत ! पहले ऋषिसत्तम नारदके मुखसे सूर्यवंशका विस्तारसहित वृतान्त जिस प्रकार सुना है, अब मै वही अविकल वर्णन करता हूं सुनो ॥ २ ॥ एक समय श्रीमान् नारदमुनि इच्छानुसार भ्रमण करते करते शोभायमान सरस्वतीके तटपर मेरे पवित्र आश्रममें आये ॥ ३ ॥ उनको देख मैं उनके दोनों चरणोंमें मस्तक झुकाय प्रणामकर सन्मुख खडाहुवा फिर उनको आसनपर वैठाय आदरसहित उनकी पूजा की ॥ ४ ॥ इसप्रकार यथाविधानसे पूजाकर उनसे कहा हे मुनीश्वर ! आप विश्वके पूजनीय है अतएव आपके आनेसे मेरा आश्रम पवित्र हुवा ॥ ५ ॥ हे सर्वज्ञ ! आप राजाओंके चरित्रयुक्त उपाख्यान कहिये. सातवें

जनमेजयउवाच ॥ममाऽऽख्याहिमहाभागराज्ञांवंशंसुविस्तरम् ॥ सूर्यान्वयप्रसूतानांधर्मज्ञानांविशेषतः ॥ १ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुभारतवक्ष्यामिरविवंशस्यविस्तरम् ॥ यथाश्रुतंमयापूर्वंनारदादृषिसत्तमात् ॥ २ ॥ एकदानारदः श्रीमान्सरस्वत्यास्तटेशुभे ॥ आजगामाऽऽश्रमेपुण्येविचरन्स्वेच्छया मुनिः ॥ ३ ॥ प्रणम्यशिरसापादौतस्याग्रेसंस्थितस्तदा॥ ततस्तस्याऽऽसनंदत्त्वाकृत्वाऽर्हणमथाऽऽदरात् ॥ ४ ॥ विधिवत्पूजयित्वा तमुक्तवान्वचनंत्विदम् ॥ पावितोहंमुनिश्रेष्ठपूज्यस्यागमनेनवै ॥ ५ ॥ कथांकथयसर्वज्ञराज्ञांचरितसंयुताम् ॥ राजानोयेसमाख्याताःसप्तमेऽस्मिन्मनोःकुले ॥ ६ ॥ तेषामुत्पत्तिरतुलाचरितंपरमाद्भुतम् ॥ श्रोतुकामोऽस्म्यहंब्रह्मन्सूर्यवंशस्यविस्तरम् ॥ ७ ॥ समाख्याहिमुनिश्रेष्ठसमासव्यासपूर्वकम् ॥ इतिपृष्टोमयाराजन्नारदःपरमार्थवित् ॥ ८ ॥ उवाचप्रहसन्प्रीतःसमाभाष्यमुदाऽन्वयम् ॥ नारदउवाच ॥ शृणुसत्यवतीसूनोराज्ञांवंशमनुत्तमम् ॥ ९ ॥ पावनंकर्णसुखदंधर्मज्ञानादिभिर्युतम् ॥ ब्रह्मापूर्वंजगत्कर्तानाभिपंकजसंभवः ॥ १० ॥ विष्णोरितिपुराणेषुप्रसिद्धःपरिकीर्तितः ॥ सर्वज्ञःसर्वकर्तासौस्वयंभूःसर्वशक्तिमान् ॥ ॥ ११ ॥

मनुके वंशमें जो सब राजा विख्यात है ॥ ६ ॥ उनकी उत्पत्तिके विषयमें तुलना नहीं है और उनके चरित्रभी अत्यन्त अद्भुत है ॥ ७ ॥ हे मुनिवर ! आप स्थलविशेषसे कभी संक्षेप और कभी विस्तारसहित उनका वर्णन कीजिये. हे राजन् ! मेरे इस प्रकार पूँछनेपर परमार्थवित् नारदजी ॥ ८ ॥ प्रीतिसहित हँसते हँसते मुझसे प्रसन्नमन हो सूर्यवंशका वृत्तान्त वर्णन करनेलगे. नारदजी बोले हे सत्यवतीतनय ! राजाओंका वंश वृतान्त अत्यन्त पवित्र ॥ ९ ॥ और कानोंको सुखदायक है विशेषकर इस अत्युत्तम वृत्तान्तके कर्णमें प्रविष्ट होनेसे धर्म और ज्ञान प्राप्त होता है अतएव आप उसको सुनिये. पूर्वकालमें ब्रह्माने विष्णुकी नाभिकमलसे उत्पन्न होकर ॥ १० ॥ जगत्को उत्पन्न किया, यह कथा पुराणमात्रमें प्रसिद्ध वर्णित है उन विश्वसंसारके आत्मस्वरूप सर्वज्ञ सर्वशक्तिमान् ॥ ११ ॥

सृष्टिकर्ता स्वयंभूने सृष्टिके आरम्भसमयमें दशहजार वर्ष तपस्या की. उस तपस्याके प्रभावसे वह सृष्टि करनेकी विशेषशक्ति प्राप्तकर सम्पूर्ण जगत्को उत्पन्न करनेमें प्रवृत्त हुए. उन्होंने सृष्टिकी इच्छासे देवीकी आराधना करके जिस प्रकार अत्युत्तम शक्ति प्राप्त की ॥ १२ ॥ वैसेही प्रथम शुभलक्षणयुक्त मानसपुत्रोंको उत्पन्न किया उनमें मरीचि सृष्टिकार्यमें प्रसिद्ध हुए थे ॥ १३ ॥ उनके पुत्र कश्यप भी सबसे सन्मानित और विख्यात थे. उनकी तेरह भार्या और वह सभी दक्ष प्रजापतिकी कन्या थीं ॥ १४ ॥ देवता, दैत्य, यक्ष, पन्नग, पशु और पक्षी सभी उनसे उत्पन्नहुये इसीलिये उसको काश्यपी सृष्टि कहते हैं ॥ १५ ॥ देवताओंमें सूर्य विशेष विख्यात हैं. उनका दूसरा एक नाम विवस्वान् है विवस्वतके पुत्र वैवस्वतमनु हैं ॥ १६ ॥ उन्होंने राजा होकर अत्यन्त सुख्याति प्राप्त की. इनके सिवाय मनुके नौ पुत्र

तपस्तप्त्वासविश्वात्मावर्षाणामयुतंपुरा ॥ सृष्टिकामःशिवांध्यात्वाप्राप्यशक्तिमनुत्तमाम् ॥ १२ ॥ पुत्रानुत्पादयामासमानसाञ्छुभलक्षणान् ॥ मरीचिःप्रथितस्तेषामभवत्सृष्टिकर्मणि ॥१३॥ तस्यपुत्रोऽतिविख्यातःकश्यपःसर्वसंमतः ॥ त्रयोदशैवतस्याऽऽसन्भार्यादक्षसुताःकिल ॥१४॥ देवाः सर्वेसमुत्पन्नादैत्यायक्षाश्चपन्नगाः ॥ पशवःपक्षिणश्चैवतस्मात्सृष्टिस्तुकाश्यपी ॥ १५ ॥ देवानांप्रथितःसूर्योविवस्वान्नामतस्यतु ॥ तस्य पुत्रःसविख्यातोवैवस्वतमनुर्नृपः ॥१६॥ तस्यपुत्रस्तथेक्ष्वाकुःसूर्यवंशविवर्धनः ॥ नवाऽभवन्सुतास्तस्यमनोरिक्ष्वाकुपूर्वजाः॥१७॥ तेषांनामा निराजेंद्रशृणुष्वैकमनाःपुनः॥ इक्ष्वाकुरथनाभागोधृष्टःशर्यातिरेवच ॥१८॥ नारिष्यंतस्तथाप्रांशुर्नृगोदिष्टश्चसप्तमः ॥ करूषश्चपृषध्रश्चनवैतेमा नवाःस्मृताः ॥ १९ ॥ इक्ष्वाकुस्तुमनोःपुत्रःप्रथमःसमजायत ॥ तस्यपुत्रशतंचाऽऽसीज्ज्येष्ठोविकुक्षिरात्मवान् ॥ २० ॥ नवानांवंशविस्तारं संक्षेपेणनिशामय॥शूराणांमनुपुत्राणांमनोरंतरजन्मनाम्॥२१॥ नाभागस्यतुपुत्रोभूदंबरीषःप्रतापवान् ॥ धर्मज्ञःसत्यसंधश्चप्रजापालनतत्परः ॥ २२ ॥ धृष्टात्तुधार्ष्टकंक्षत्रंब्रह्मभूतमजायत ॥ संग्रामकातरंसम्यग्ब्रह्मकर्मरतंतथा ॥ २३ ॥

उत्पन्न हुए थे ॥१७॥ हे राजेन्द्र! उनके नाम एकाग्र होकर सुनिये. नाभाग, धृष्ट, शर्याति ॥१८॥ नरिष्यन्त, प्रांशु, नृग, दिष्ट, करूष, पृषध्र, यह नौ मनुके पुत्र हैं ॥१९॥ मनुके दूसरे पुत्र इक्ष्वाकुने प्रथम जन्म ग्रहण किया उनके सौ पुत्र हुए उनमें आत्मवान् विकुक्षिही बडे पुत्र थे ॥२०॥ मनुके अनन्तर उत्पन्न हुए नौ पुत्रोंमेंसे कितनोंहीका वंशविस्तार संक्षेपसे वर्णन करताहूं सो सुनो॥२१॥नाभागके पुत्र अम्बरीष वह अत्यन्त सत्यसन्ध पराक्रमी और धर्मज्ञानी हुए थे. अतएववह सर्वदा न्यायके अनुसार प्रजाका पालनकरते॥२२॥धृष्टसे धार्ष्ट उत्पन्न हुए उन्होंने क्षत्रिय होकरभी ब्रह्मस्वरूपता प्राप्त की. वह स्वभावसेही संग्राममें कातर थे और सदा

मलकार्यका अनुष्ठान करते रहते ॥ २३ ॥ शर्याति आनर्त्तनामसे विख्यात पुत्र और रूप लावण्यवती सुकन्यानामसे एक कन्याने जन्म ग्रहण किया ॥ २४ ॥ राजा शर्यातिने वह सुन्दरी कन्या अन्धे च्यवनऋषिको दी. किन्तु मुनिने अन्धे होकर भी कन्याके चरित्रगुणसे सुन्दरनेत्र प्राप्त किये थे ॥ २५ ॥ मैंने सुना है कि, सूर्यके दोनों पुत्र अश्विनीकुमारोंने फिर दृष्टिशक्ति दीथी. जनमेजयने कहा हे ब्रह्मन् ! इस कथामें मुझको बडा सन्देह है ॥ २६ ॥ राजा शर्यातिने सुलोचना कन्या सुकन्या दृष्टिशक्ति विहीन च्यवन ऋषिको दी थी. कन्या यदि कुरूप गुणहीन अथवा स्त्रियोंके लक्षणसे रहित हो ॥ २७ ॥ तो राजाको वह कन्या अन्धेको देनी संगत होसक्ती है. किन्तु राजा शर्यातिने ऐसी सुमुखी कन्या उस ऋषिको अन्धा जानकर भी क्यों दी? ॥ २८ ॥ हे ब्रह्मन् मैं आपका सदा कृपापात्र हूं अतएव आप इसका

शर्यातेस्तनयश्चाऽभूदानर्तोनामविश्रुतः ॥ सुकन्याचतथापुत्रीरूपलावण्यसंयुता ॥ २४ ॥ च्यवनायसुतादत्ताराज्ञाप्यंधायसुंदरी ॥ मुनिःसुलोचनो जातस्तस्याःशीलगुणेनह ॥ २५ ॥ विहितोरविपुत्राभ्यामश्विभ्यामितिनःश्रुतम् ॥ जनमेजयउवाच ॥ संदेहोऽयंमहान्ब्रह्मन्कथायांकथितस्त्वया २६ ॥ यद्राज्ञामुनयेंधायदत्तापुत्रीसुलोचना ॥ कुरूपागुणहीनावानारीलक्षणवर्जिता ॥ २७ ॥ पुत्रीयदाभवेद्राजातदांधायप्रयच्छति ॥ ज्ञात्वांधंसुमुखींकस्माद्दत्तवान्नृपसत्तमः ॥ २८ ॥ कारणंब्रूहिमेब्रह्मन्ननुग्राह्योऽस्मिसर्वदा ॥ सूतउवाच ॥ इतिराज्ञोवचःश्रुत्वापरीक्षितसुतस्यवै ॥ २९ ॥ द्वैपायनःप्रसन्नात्मातमुवाचहसन्निव ॥ व्यासउवाच ॥ वैवस्वतसुतःश्रीमाञ्छर्यातिर्नामपार्थिवः ॥ ३० ॥ तस्यस्त्रीणांसहस्राणिचत्वार्यासन्परिग्रहाः ॥ राजपुत्र्यःसरूपाश्चसर्वेलक्षणसंयुताः ॥ ३१ ॥ पत्न्यःप्रेमयुताःसर्वाःप्रियाराज्ञःसुसंमताः ॥ एकापुत्रीतुतासांवैसुकन्यानामसुंदरी ॥ ३२ ॥ पितुःप्रियाचमातणां सर्वासांचारुहासिनी ॥ नगरान्नातिदूरेभूत्सरोमानससन्निभम् ॥ ३३ ॥ बद्धसोपानमार्गंचस्वच्छपानीयपूरितम् ॥ हंसकारंडवाकीर्णंचक्रवाकोपशोभितम् ॥ ३४ ॥ दात्यूहसारसाकीर्णसर्वपक्षिगणावृतम् ॥ पंचधाकमलोपेतंचंचरीकसुसेवितम् ॥ ३५ ॥

कारण कहिये. सूतजीने कहा परीक्षित्के पुत्र राजश्रेष्ठ जनमेजयका इस प्रकार वचन सुन ॥ २९ ॥ प्रसन्न हो द्वैपायन मुनिने हँसते हँसते कहा, व्यासजीने कहा वैवस्वतके पुत्र शर्यातिके ॥ ३० ॥ चार हजार विवाहिता स्त्रियें सब सुलक्षणोंसे भूषित सुन्दरी और सभी राजकन्या थीं ॥ ३१ ॥ विशेषकर वह सब राजपत्नियें पतिके प्रति प्रीति दिखाकर उनके मनोमत और प्रियपात्र हुई थीं. परन्तु उन सब राजसीमन्तिनियोंमें सुकन्या नामक एक सुन्दरी कन्या थी ॥ ३२ ॥ उस चारुहासिनी पुत्रीको पिता और माता सभी प्यार करते थे. नगरके कुछेक दूर निर्मल जलसे पूर्ण मानसकी समान एक मनोहर सरोवर था ॥ ३३ ॥ उसके उतरनेका मार्ग सोपान श्रेणियोंसे आबद्ध था. हंस, कारण्डव, चक्रवाक ॥ ३४ ॥ दात्यूह, सारस और अन्यान्य पक्षी उसके जलमें क्रीडा करते पाँच प्रकारके कमल उसमें खिले हुए थे

और भँरे उसमें विराजमान थे ॥ ३५॥पार्श्वमें साल, तमाल,सरल, पुन्नाग, अशोक॥ ३६॥वट, अश्वत्थ, कदम्ब, कदली, श्रेणी, जम्बीरी,डाडिम खर्जूर, पनस॥ ॥३७॥पार्श्वपीपल,सुपारी, नारियल, केतक,कांचन इत्यादि अनेक प्रकारके वृक्षोंसे युक्त और उनके बीचबीचमें शुभ्र वर्ण यूथिका और मल्लिका इत्यादि लता तथा सम्पूर्ण गुल्म शोभायमान थे॥ ३८॥विशेषकर उस बीचमें जम्बु,आम्र, तिन्तिडी,(इमली,)करञ्ज,कुटक,पलाश,निम्ब,खदिर, बिल्व और आमलेके वृक्ष शोभायमान थे ॥ ३९ ॥ उस स्थानमें मोर केकारव और कोकिलायें मनोहर कण्ठध्वनि करती थीं उसके समीप वृक्षोंसे युक्त पवित्र स्थानमें॥ ४०॥ शान्तचित्त तपस्वीप्रधान भृगुके पुत्र च्यवनमुनि वास करते थे. वह स्थान निर्जन था. इस स्थानमें तपस्या करनेसे कोई विघ्न नहीं होता था ॥ ४१॥ मुनिवर इस प्रकार मनमें विचार दृढ

पार्श्वतश्चद्रुमाकीर्णंवेष्टितंपादपैःशुभैः ॥ सालैस्तमालैःसरलैःपुन्नागाशोकमंडितम् ॥ ३६ ॥ वटाश्वत्थकदंबैश्चकदलीखंडराजितम् ॥ जंबीरैर्बीजपूरैश्चखर्जूरैःपनसैस्तथा॥३७॥क्रमुकैर्नारिकेलैश्चकेतकैःकांचनद्रुमैः ॥ यूथिकाजालकैःशुभ्रैःसंवृतंमल्लिकागणैः ॥ ३८ ॥ जंब्वाम्रतिंतिणीभिश्चकरंजकुटकावृतम् ॥ पलाशनिंबखदिरबिल्वामलकमंडितम् ॥ ३९ ॥ बभूवकोकिलारावकेकास्वनविराजितम् ॥ तत्समीपेशुभेदेशेपादपानांगणावृते ॥४०॥ भार्गवश्च्यवनःशांतस्तापसःसंस्थितोमुनिः ॥ ज्ञात्वाऽसौविजनंस्थानंतपस्तेपेसमाहितः ॥४१॥ कृत्वादृढासनंमौनमाधायजितमारुतः॥इंद्रियाणिचसंयम्यत्यक्ताहारस्तपोनिधिः ॥ ४२ ॥ जलपानादिरहितोध्यायन्नास्तेपरांबिकाम् ॥ सवल्मीकोभवद्राजँल्लताभिःपरिवेष्टितः ॥४३ ॥ कालेनमहताराजन्समाकीर्णःपिपीलिकैः ॥ तथाससंवृतोधीमान्मृत्पिंडइवसर्वतः ॥ ४४ ॥ कदाचित्समहीपालःकामिनीगणसंवृतः॥आजगामसरोराजन्विहर्तुमिदमुत्तमम् ॥४५॥ शर्यातिःसुंदरीवृंदसंयुतःसलिलेऽमले॥क्रीडासक्तोमहीपालोबभूवकमलाकरे ॥४६॥ सुकन्यावनमासाद्यविजहारसखीवृता ॥ सुमनांसिविचिन्वंतीचञ्चलाचञ्चलोपमा ॥ ४७॥

आसनपर बैठ और समाहित हो मौनावलम्बन तथा वायुनिरोधपूर्वक तपोनुष्ठानमें निरत थे॥ ४२॥फलतः तपोनिधि भार्गव इन्द्रियें संयत और आहार तथा जलपानादि त्यागकर निरन्तर उन सच्चिदानन्दरूपिणी भगवतीके ध्यानमें निमग्न थे.हे राजन्!इसप्रकार ध्यान करते करते उनके शरीरपर वल्मीक होगई वह वल्मीक सर्वत्र लतासे ढकगई॥ ४३॥हे राजन्!बहुतकालव्यतीत होनेपर पिपीलिकाओंसे ढकगईऔरअधिक क्या कहूं तिस काल वह बुद्धिमान् मुनिवर भलीभाँति आवृतहोमट्टीके पिण्डकी समान स्थित रहे॥ ४४॥हे राजन् ! एक समय महीपाल शर्याति उपवनमें विहार करनेकी इच्छासे कामिनियोंके सहित इस अत्युत्तम सरोवरमें आये अवनीपति शर्याति सुन्दर स्त्रियोंसे युक्त हो कमलों करके अतिविमल जलके मध्य क्रीडा करनेमें एकान्त आसक्त हुए ॥ ४५ ॥ ४६ ॥ इधर चपलाकी समान

रूपयौवनसम्पन्न चञ्चला राजकन्या सुकन्या वनमें आय अपनी सखियोंके सहित इधर पुष्प वीनते वीनते विहार करने लगी ॥४७॥ सुकन्या सम्पूर्ण अलङ्कारोंसे सज्जित होकर चरणस्थित नूपुरके मनोहर रुनझुनशब्दसहित भ्रमण करतीहुई क्रमानुसार च्यवनऋषिकी वल्मीकके समीप उपस्थित हुई ॥ ४८ ॥ वह क्रीडामें आसक्त उस वल्मीकके समीप बैठगई. बैठतेही वल्मीकमेंसे खद्योतके समान ज्योतिःपदार्थ देखा ॥ ४९ ॥ यह क्या है? इसप्रकार मनमें विचारकर उस कृशोदरीने इसको उखाडनेकी इच्छासे कॉटा ग्रहण किया और तत्काल उसको उखाडनेके लिये अत्यन्त व्यग्र हुई॥५०॥क्रमानुसार उसके निकट जाय जैसेही कॉटा छेदनेमें उद्यत हुई वैसेही मुनिवरने कामदेवकी स्त्रीके समान उस रूपवती सुकेशी बालाको देखा ॥ ५१ ॥ तपोनिधि भार्गवने उस कल्याणी सुदतीको देखकर क्षीणकण्ठसे

सर्वाभरणसंयुक्तारणच्चरणनूपुरा॥चंक्रममाणावल्मीकंच्यवनस्यसमाददत् ॥४८॥ क्रीडासक्तोपविष्टासावल्मीकस्यसमीपतः॥ददर्शचाऽस्यरंध्रेवै खद्योतइवज्योतिषी॥४९॥किमेतदितिसंचिंत्यसमुद्धर्तुंमनोदधे॥गृहीत्वाकंटकंतीक्ष्णंत्वरमाणाकृशोदरी ॥५०॥ साद्दष्टामुनिनाबालासमीपस्था कृतोद्यमा॥विचरंतीसुकेशांतामन्मथस्येवकामिनी ॥५१॥ तांवीक्ष्यसुदतींतत्रक्षामकंठस्तपोनिधिः॥ तामभाषतकल्याणींकिमेतदितिभार्गवः॥ ॥५२॥दूरंगच्छविशालाक्षितापसोऽहंवरानने ॥ माभिंदस्वाद्यवल्मीकंकंटकेनकृशोदरि ॥५३॥ तेनेदंप्रोच्यमानाऽपिसाचाऽस्यनशृणोतिवै ॥ किमुखल्विदमित्युक्त्वानिर्बिभेदाऽस्यलोचने ॥५४॥ दैवेननोदिताभित्त्वाजगामनृपकन्यका ॥ क्रीडंतीशंकमानासाकिंकृतंतुमयेतिच ॥५५॥ चुक्रोधसतथाविद्धनेत्रःपरममन्युमान् ॥ वेदनाभ्यर्दितःकामंपरितापंजगामह ॥ ५६ ॥ शकृन्मूत्रनिरोधोभूत्सैनिकानांतुतत्क्षणात् ॥ विशेषेण तुभूपस्यसामात्यस्यसमंततः ॥ ५७ ॥

कहा तुम क्या करतीहो? ॥ ५२ ॥ हे वरानने। मैं तपस्वी हूं अतएव तुम इस स्थानसे दूर चली जाओ. हे कृशोदरि ! तुम्हारे ऐसे विशाललोचन हैं तोभी मुझको नहीं देखसक्ती? अतएव मैं निषेधकरता हूं कि, कॉटेसे वल्मीकको भेदन मत करो ॥ ५३ ॥ उस मुनिवरके इस प्रकार कहनेपरभी उस कन्याने उनका वचन न सुनकर " यह क्या है," इस प्रकार कहकर उनके दोनों नेत्र वींध डाले ॥ ५४ ॥ दैवके वशीभूत होकर राजकन्याने क्रीडा करते करते उनके चक्षु छेदन किये किन्तु मैने क्या किया इसप्रकार शंकायुक्त होकर वहांसे लौटी ॥ ५५ ॥ किन्तु नेत्रोंके छिदजानेसे मुनिवर अत्यन्त यंत्रणाके कारण कुपित हुए विशेषकर वेदनासे नितान्त कातर हो निरन्तर परिताप करनेलगे ॥ ५६ ॥ तव राजा, मंत्री, सैनिकलोग, हाथी, घोडे, ऊंट और यही क्या वहांके समस्त

प्राणियोंका क्षणमात्रमें मलमूत्र रुकगया दैवात् इस प्रकार मलमूत्र रुकाहुआ देखकर नरपति शर्याति अत्यन्त दुःखित और चिन्तातुर हुए ॥५७॥५८॥ विशेषकर इस समय सैनिकोंके मलमूत्र रुकनेका विषय राजासे निवेदन करनेपर भूपाल दुःख होनेके कारणकी चिन्ता करनेलगे॥५९॥इस प्रकार चिन्ता करते करते राजा गृहमें आये अन्तमें चिन्तासे कातर हो सैनिकों और स्वजनोंसे पूँछा कि, तुममेंसे किसी मनुष्यने कोई दुष्कार्य्य किया है? ॥६०॥ सरोवरके पश्चिम भागस्थित वन में महर्षि महात्मा च्यवन कठिन तपस्या करतेहैं ॥६१॥ मुझको अनुमान होता है कि, किसी मनुष्यने उन अनलप्रभ तापसराजका अवश्य अपकार किया हो गा इससेही हमको यह पीडा उपस्थित हुइ है यही मेरा स्थिर निश्चय है ॥६२॥ महात्मा भृगुनन्दन वृद्ध हैं और विशेषकर तपस्यामें प्रवीण हो सबसे श्रेष्ठ हुएहै

गजो तुरंगाणांचसर्वेषांप्राणिनांतदा ॥ ततोरुद्धेशकृन्मूत्रेशर्यातिर्दुःखितोऽभवत् ॥५८॥ सैनिकैःकथितंतस्मैशकृन्मूत्रनिरोधनम् ॥ चिंतया मासभूपालःकारणंदुःखसंभवे ॥ ५९ ॥ विचिंत्याऽऽहततोराजासैनिकान्स्वजनांस्तथा ॥ गृहमागत्यचिंतार्तःकेनेदंदुष्कृतंकृतम् ॥ ६० ॥ सरसःपश्चिमेभागेवनमध्येमहातपाः॥च्यवनस्तापसस्तत्रतपश्चरतिदुश्चरम् ॥६१॥केनाऽप्यपकृतंतत्रतापसेऽग्निसमप्रभे ॥तस्मात्पीडासमुत्पन्ना सर्वेषामितिनिश्चयः॥६२॥तपोवृद्धस्यवृद्धस्यवरिष्ठस्यविशेषतः॥केनाप्यपकृतंमन्येभार्गवस्यमहात्मनः ॥६३॥ ज्ञातंवायदिवाऽज्ञातंतस्येदंफल मुत्तमम्॥कैश्चदुष्टैःकृतंतस्यहेलनंतापसस्यह॥६४॥इतिपृष्टास्तमूचुस्तेसैनिकावेदनार्दिताः॥मनोवाक्कायजनितंनविद्मोऽपकृतंवयम्॥६५॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेद्वितीयोध्यायः ॥२॥ व्यासउवाच ॥ इतिपप्रच्छतान्सर्वान्राजाचिंताकुलस्तथा॥पर्यपृच्छत्सुहृद्वर्गंसाम्ना चोग्रतयाऽपिच ॥ १ ॥

अतएव मैं विचार करताहूं कि, अवश्यही उन महात्माका कोई अपकार किया होगा ॥ ६३ ॥ किसी दुष्ट मनुष्यने उनकी अवज्ञा की है यदि जानूं अथवा न जानूं किन्तु उसकाही यह समुचित फल है इसमें सन्देह नहीं है ॥ ६४ ॥ यह वचन सुन सैनिकलोग वेदनासे कातर हो कहनेलगे हममेसे किसीने मन, वचन अथवा शरीरसे उनका कोई अपकार नहीं कियाहै यह हम भलीभाँतिसे जानते है॥६५॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां द्वितीयोऽध्यायः २॥ व्यासजीने कहा हे महाराज। राजा शर्यातिने चिन्ताकुल हृदयसे क्रोधितहो सैनिक लोगोंसे इसप्रकार पूंछकर फिर सुहृद्वर्गोंसे मधुरवचन द्वारा पूंछा ॥ १ ॥

तब राजकन्याने पिताको दुःखित और सैनिक लोगोंको कातर देखकर स्वयं जिस काँटेसे महर्षिके दोनों नेत्र वींधे थे यह बात मनमें विचार अपने पितासे कहा॥ ॥ २॥हे पिता! मैंने उस वनमें क्रीडा करते करते लतागुल्मसे ढकी हुई एक बँबई देखी. वह बँबई दृढ थी और उसमें दो छिद्र दिखाई दिये॥ ३॥हे महाराज ! उन दोनों छिद्रोंमेसे खद्योत(पटबीजना)की समान एक दीप्तिमान् ज्योतिःपदार्थ देख खद्योत विचार मैंने उसको काँटेसे छेदा ॥४॥ हे पितः ! ! इसी समय "हाय ! मै मरगया" बँबईमेंसे इसप्रकार मृदु मन्द शब्द सुनाई आनेलगा. तिस काल मैंने उस काँटेको निकालकर देखा कि, वह जलसे भीगाहुआ है ॥५॥ यह क्या है "तब मै इस संशयसे आश्चर्यमे हुई परन्तु मैंने उस बँबईको क्यो वींधा" यह मै नहीं जानसकी ॥ ६ ॥ राजा शर्यातिने अपनी कन्याका इस प्रकार कोमल वचन सुन

पीड्यमानंजनंवीक्ष्यपितरंदुःखितंतथा॥विचिंत्यशूलभेदंसासुकन्याचेदमब्रवीत् ॥२॥ वनेमयापितस्तत्रवल्मीकोवीरुधावृतः॥ क्रीडंत्यासुदृढो दृष्टश्छिद्रद्वयसमन्वितः॥३॥तत्रखद्योतवद्दीप्तज्योतिषीवीक्षितेमया।सूच्याविद्धेमहाराजपुनःखद्योतशंकया॥४॥जलक्लिन्नातदासूचीमयादृष्टापितः किल॥हाहेतिचश्रुतःशब्दोमंदोवल्मीकमध्यतः॥५॥तदाहंविस्मिताराजन्किमेतदितिशंकया॥नजानेकिंमयाविद्धंतस्मिन्वल्मीकमंडले॥६॥
राजाश्रुत्वातुशर्यातिःसुकन्यावचनंमृदु॥मुनेस्तद्धेलनंज्ञात्वावल्मीकंक्षिप्रमभ्यगात्॥७॥ तत्राऽपश्यत्तपोवृद्धंच्यवनंदुःखितंभृशम्॥स्फोटयामासवल्मीकंमुनिदेहावृतंभृशम्॥८॥प्रणम्यदंडवद्भूमौराजातंभार्गवंप्रति॥तुष्टावविनयोपेतस्तमुवाचकृतांजलिः॥९॥ पुत्र्याममममहाभागक्रीडंत्यादुष्कृतंकृतम्॥अज्ञानाद्बालयाब्रह्मन्कृतंतत्क्षंतुमर्हसि॥१०॥अक्रोधनाहिमुनयोभवंतीतिमयाश्रुतम्।तस्मात्त्वमपिबालायाःक्षंतुमर्हसिसांप्रतम् ११॥

कर विचार किया कि, इससेही मुनिवरका अपमान हुआ है इसमें सन्देह नहीं. यह विचार तत्काल बँबईके समीप गये ॥ ७ ॥ वहीं जाकर मुनिवरकी देहरोधक बँबईको तोडकर वेदनासे अत्यन्त कातर तपोवृद्ध च्यवन मुनिको देखा ॥ ८ ॥ तब राजा शर्यातिने पृथ्वीमें दण्डवत् प्रणामकर हाथ जोड भृगुनन्दन च्यवनकी विनीत भावसे स्तुति करके कहा ॥ ९ ॥ हे महाराज ! मेरी कन्याने क्रीडा करते करते यह दुष्कार्य कियाहै अतएव हे महात्मन् ! उस बालिकाने अज्ञानसे यह कार्य्य किया है आप उसको अपने उदारगुणसे क्षमा कीजिये ॥ १० ॥ मैंने सुना है कि तपस्वीलोग सदाही कोपरहित हैं इसकारण आपकोभी उस अबोध बालिकाका अपराध क्षमा करना होगा ॥ ११ ॥

व्यासजीनेकहा महर्षिच्यवनने राजाके इस प्रकार वचन सुनविशेषकर उनको विनीत और कातरभाव युक्त देखकर कहा॥ १२॥हे राजन्!मैंने कभीभीअणुमात्रक्रोधनहीं किया है तुम्हारी कन्याने मुझको पीडित किया है तोभी कुपित होकर इस समय तुमको शाप नहीं दिया॥ १३।किन्तु देखो मैं निरपराधी हूं और नेत्रोंकी पीडासे अत्यन्त दुःख उपस्थित हुआहै हे महीपते!बोध होताहै कि तुमउसी पापसे दुःखितऔर सन्तप्त हुएहो ॥ १४ ॥ यदि शिवभी स्वयंरक्षक हों तथापि देवीके भक्तका थोडा भी अपराध करके कोई पुरुष सुखप्राप्तकरनेमें समर्थ नहीं होसक्ता !॥ १५॥हे महीपाल ! एक मै तो बुढापेसे जीर्ण हूं इसपरभी मैं नेत्रविहीन हुआ अब क्या उपाय करूं हे पार्थिव ! कौन पुरुष इस अन्धेकी अब सेवा करेगा ? सो आप मुझसे कहिये ॥ १६॥ राजाने कहा हे मुनिवर!तपस्वीलोगोंका क्रोध क्षणस्थायी है आपभी तपस्यामें निरत हैं इसलिये आपका क्रोध असम्भव है अतएव आप दयाकरके उस बालिकाका अपराध क्षमा कीजिये. मेरे अनेक सेवक हैं वह आपकी निरन्तर

व्यासउवाच ॥ इतिश्रुत्वावचस्तस्यच्यवनोवाक्यमब्रवीत् ॥ विनयोपनतंदृष्ट्वाराजानंदुःखितंभृशम् ॥१२॥ च्यवनउवाच॥राजन्नाऽहंकदाचिद्वैकरोमिक्रोधमण्वपि॥नमयाऽद्यैवशप्तस्त्वंदुहित्रापीडनेकृते॥ १३॥नेत्रपीडासमुत्पन्नाममचाऽद्यनिरागसः॥ तेनपापेनजानामिदुःखितस्त्वंमहीपते॥ १४॥अपराधंपरंकृत्वादेवीभक्तस्यकोजनः॥सुखंलभेतयद्यपिभवेत्त्राताशिवःस्वयम्॥ १५॥किंकरोमिमहीपालनेत्रहीनोजरावृतः॥ अंधस्यपरिचर्यांचकःकरिष्यतिपार्थिव॥ १६॥राजोवाच॥सेवकाबहवःसेवांकरिष्यंतितवाऽनिशम् ॥क्षमस्वमुनिशार्दूलस्वल्पक्रोधाहितापसाः ॥१७॥ च्यवनउवाच॥अंधोऽहंनिर्जनोराजंस्तपस्तप्तुंकथंक्षमः॥ त्वदीयाःसेवकाःकिंतेकरिष्यंतिममप्रियम्॥ १८॥क्षमापयसिचेन्मांत्वंकुरुमेवचनंनृप॥ देहिमेपरिचर्यार्थंकन्यांकमललोचनाम् ॥ १९ ॥ तुष्येऽनयामहाराजपुण्यातवमहामते ॥ करिष्यामितपश्चाऽहंसामेसेवांकरिष्यति ॥ २० ॥ एवंकृतेसुखंमेस्यात्तवचैवभविष्यति ॥ संतुष्टेमयिराजेंद्रसैनिकानांनसंशयः ॥ २१ ॥ विचिंत्यमनसाभूपकन्यादानंसमाचर ॥ नचाऽत्रदूषणंकिंचित्तापसोऽहंयतव्रतः ॥ २२ ॥

सेवा करेंगे ॥ १७॥च्यवनने कहा हे राजन् ! एक तो मेरा आत्मीय कोई निकट नहीं है इसपरभी अन्धा हुआहूं इस समय मै किस प्रकार तपस्या करनेमें समर्थ हूंगा? आपके सेवक मेराप्रिय अनुष्ठान करैंगे यह मुझको बोध नहीं होता॥ १८॥हे नरपते!यदि मुझको प्रसन्नकरना आप अपना इष्ट समझते हैं तो आप मेरावचन प्रतिपालन कीजिये. मेरी सेवा करनेके लिये अपनी उसी कमलनयना कन्या रत्नको दो ॥ १९ ॥ हे महाराज ! आपकी उस कन्याको पानेसे परम सन्तुष्ट हूंगा मेरे तपस्यामें प्रवृत्त होनेपर वह मेरी सदा सेवा करेगी ॥ २० ॥ हे राजेन्द्र ! इस प्रकार करनेसे मुझको सुख होगा, कारण कि, उससे मैं सन्तुष्ट हूंगा और तभी आपका सैनिकलोगोंके सहित क्लेश दूर होगा, इसमें कोई सन्देह नहीं ॥ २१ ॥ हे भूपते ! आप मनमें यह विचारकर मुझको वह कन्या दीजिये. मैं यतव्रत

तपस्वीहूं इसकारण मुझको कन्या देनेसे आपको किञ्चिन्मात्रभी दोष नहीं होगा ॥ २२ ॥ व्यासजीने कहा हे भारत ! राजा शर्याति मुनिवर च्यवनके वचन सुनकर चिन्तासे आकुल हुए, किन्तु कन्या देगे अथवा नहीं यह कुछ न कहा ॥ २३ ॥ राजाने विचारा कि, यह मेरी कन्या देवताओंकी कन्याके समान परमरूपवती है और यह मुनि वृद्ध कुरूप और विशेषकर अन्धे हैं अतएव यह कन्यारत्न उनको देकर किसप्रकार सुखी हूंगा ? ॥ २४ ॥ कौन अल्पबुद्धि पापपरायण मनुष्य प्रकृत मंगल और अमंगल जानकर अपने सुखकी इच्छासे कन्याका संसारजनित सुख हरण करसक्ता है ॥ २५ ॥ वह सुभ्रू कन्या वृद्धच्यवनके समीप जाकर जब कामबाणसे पीडित होगी तब किसप्रकार उस अन्धे पतिको ले काल व्यतीत करके सुखी होगी ? ॥ २६ ॥ विशेषकर जब सुन्दरी स्त्रियें अपने अनुरूप पतिको प्राप्त करकेभी यौवनकालके समय कामशत्रुको जीतनेमें समर्थ नहीं होतीं॥ २७॥परमरूपवती अहल्याने तपस्वी गौतमसे विवाह किया किन्तु यौवन

व्यासउवाच॥शर्यातिर्वचनंश्रुत्वामुनेश्चिंतातुरोऽभवत् ॥ नदास्येऽप्यथवादास्येकिंचिन्नोवाचभारत ॥२३॥ कथमंधायवृद्धायकुरूपायसुतामिमाम्॥देवकन्योपमांदत्त्वासुखीस्यामात्मसंभवाम् ॥२४॥ कोवाऽऽत्मनःसुखार्थायपुत्र्याःसंसारजंसुखम् ॥ हरतेऽल्पमतिःपापोजानन्नपिशुभाशुभम्॥२५॥प्राप्यसाच्यवनंसुभ्रूःपञ्चबाणशरार्दिता॥अंधंवृद्धंपतिंप्राप्यकथंकालंनयिष्यति ॥ २६ ॥ यौवनेदुर्जयःकामोविशेषेणसुरूपया ॥ आत्मतुल्यंपतिंप्राप्यकिमुवृद्धंविलोचनम्॥२७॥गौतमंतापसंप्राप्यरूपयौवनसंयुता ॥ अहल्यावासवेनाऽऽशुवंचितावरवर्णिनी ॥२८॥ शप्ताचपतिनापश्चाज्ज्ञात्वाधर्मविपर्ययम् ॥ तस्माद्भवतुमेदुःखंनददामिसुकन्यकाम् ॥ २९ ॥ इतिसंचिंत्यशर्यातिर्विमनाःस्वगृहंययौ ॥ सचिवांश्चसमादायमंत्रंचक्रेऽतिदुःखितः ॥ ३० ॥ भोमंत्रिणोब्रुवंत्वद्यकिंकर्तव्यंमयाऽधुना ॥ पुत्रीदेयाऽथविप्रायभोक्तव्यंदुःखमेववा ॥ ३१ ॥ विचारय ध्वंमिलिताहितंस्यान्ममवैकथम् ॥ मंत्रिणऊचुः ॥ किंब्रूमोऽस्मिन्महाराजसंकटेऽतिदुरासदे ॥ ३२ ॥

कालके समय उस वरवर्णिनीका रूपलावण्य देख इन्द्रने छलकर उसका धर्म नष्ट किया था ॥ २८ ॥ अन्तमे उसके पतिगौतमने धर्मका विपरीत कार्य देखकर उनको शाप दिया. इस कारण उन ऋषिके शापसे मुझको दुःख उपस्थित हो तो भी मै अपनी कन्याको नहीं देसक्ता ॥ २९ ॥ राजा शर्याति इसप्रकार चिन्तासे विमन हो अपने डेरेको गये और घर जायकर अत्यन्त कातर हृदयसे मंत्रियोंको बुलाय परामर्श करने लगे ॥ ३० ॥ हे मंत्रिगण ! इस समय मुझको क्या करना उचित है ? सो तुम कहो अब विप्रवरको कन्या देना उचित है अथवा दुःख भोगना उचित है ॥ ३१ ॥ क्या कार्य करनेसे मेरा हित होगा. तुम सब लोग मिलकर उसका विचार करो. मंत्रियोंने कहा हे महाराज ! इस दुस्तर संकटमें हम क्या कहै ॥ ३२ ॥

आप किसप्रकार उस दुर्भग तपस्वीको यह परमसुन्दरी कन्या देंगे ? द्वैपायनने कहा तब सुकन्या पिता और मंत्रियोंको चिन्तामें नितान्त व्याकुल देखकर॥ ३३॥ बुद्धिसे सब जानगई अनन्तर हँसते हँसते उसने अपने पितासे कहा हे पितः ! आज आपका अन्तःकरण चिन्तासे आकुल क्यों देखती हूं ॥ ३४ ॥ बोध होताहै कि, आप मेरे निमित्तही दुःखसे अत्यन्त उद्विग्न होते हैं. हे पितः ! उन मुनिवरको मैंनेही पीडित किया है अतएव मैंही वहां जाकर उनको समझाऊंगी ॥ ३५ ॥ अधिक क्या मैं उनके चरणोंमें आत्मसमर्पण करके उनको प्रसन्न करूंगी. राजा सुकन्याके इस प्रकार वचन सुन ॥ ३६ ॥ अत्यन्त सन्तुष्टचित्तसे मंत्रियोंके सामने उससे कहनेलगे हे पुत्रि ! तुम अबला होकर वनमें मुनिवर च्यवन अन्धे ॥ ३७ ॥ जराजीर्ण देह और विशेषकर कोपनस्वभाव मुनिवरकी

दुर्भगायसुकन्यैषाकथंदेयाऽतिसुंदरी॥व्यासउवाच॥तदाचिंताकुलंवीक्ष्यपितरंमंत्रिणस्तदा ॥३३॥ सुकन्यात्विंगितंज्ञात्वाप्रहस्येदमुवाचह ॥ पितःकस्माद्भवानद्यचिंताव्याकुलितेंद्रियः ॥३४॥ मत्कृतेदुःखसंविग्नोविषण्णवदनोऽसिवै ॥ अहंगत्वामुनिंतत्रसमाश्वास्यभयार्दितम्॥३५॥ कर्ष्यामिप्रसन्नंतमात्मदानेनवैपितः ॥ इतिराजावचःश्रुत्वाभाषितंयत्सुकन्यया ॥३६॥ तामुवाचप्रसन्नात्मासचिवानांचशृण्वताम् ॥ कथंपुत्रित्वमंधस्यपरिचर्यांवनेऽबला॥३७॥करिष्यसिजरार्तस्यक्रोधनस्यविशेषतः॥ कथमंधायचानेनरूपेणरतिसन्निभाम् ॥३८॥ ददामिजरयाग्रस्तदेहायसुखवांछया॥पित्रापुत्रीप्रदातव्यावयोज्ञातिबलायच॥३९॥ धनधान्यसमृद्धायनाऽधनायकदाचन ॥ क्वतेरूपंविशालाक्षिक्वाऽसौवृद्धोवनेचरः ॥४०॥ कथंदेयामयापुत्रीतस्मैचाऽतिवरायच ॥ उटजेनियतंवासोयस्यनित्यंमनोहरे ॥ ४१ ॥ कथमंबुजपत्राक्षिकल्पनीयोमयातव॥ मरणंमेवरंप्राप्तंसैनिकानांतथैवच ॥ ४२ ॥ नतेप्रदानमंधायरोचतेपिकभाषिणि ॥ भवितव्यंभवत्येवधैर्येणैवत्यजाम्यहम् ॥ ४३ ॥

किसप्रकार सेवा करोगी ? रूपलावण्यसे तुम रतिकी समानहो ॥ ३८ ॥ मैं अपने सुखकी इच्छासे उन जराजीर्णदेह अन्धे मुनिको किसप्रकार कन्यादान करूं ? जिसके ज्ञाति, वयस, बल, अतुलधान्य और धनरत्नादि विद्यमान हैं पिता उसकोही कन्या देते हैं॥ ३९॥ धनहीन मनुष्यको कभी कोई कन्या नहीं देते हे विशाललोचने!तुम अतिरूपलावण्यवती हो और तपस्वी अत्यन्त बूढे है॥ ४० ॥इससे तुम दोनोंमें परस्पर बहुत भेद है और उन मुनिवरके विवाहकी अवस्था व्यतीत होगई है अतएव किस प्रकार मैं उनको कन्या दूं ? हे कमलनयने ! तुम सदा मनोहर अटारीमे वास करती हो ॥ ४१ ॥ इस समय मै तुमको किस प्रकार सदाके लिये पर्णशालामे वास दूं॥ ४२॥ हे कोकिलभाषिणि ! मै और सैनिकलोग मृत्युके मुखमें पतित हों यहभी उचित है किन्तु तोभी तुम्है उस अन्धे वरको कभी समर्पण नहीं करूंगा. जो

होनहार है वह हो किन्तु मै कभी धैर्य्य न छोडूँगा ॥ ४३ ॥ अतएव हे सुश्रोणि ! तुम सावधान होओ मैं अन्धेको कभी कन्या नहीं दूंगा. हे बालिक ! मेरा राज्य और देह रहे अथवा जाय उससे कुछ हानि नहीं है ॥ ४४ ॥ तथापि मै किसी प्रकार तुम्हें उस नयनविहीन तपस्वीको नहीं दूंगा. पिताके इसप्रकार वचन सुन ॥ ४५ ॥ सुकन्या प्रसन्नमन हो उनसे अत्यन्त स्नेहमय वचन कहने लगी. हे पितः ! आप मेरे लिये निरर्थक चिन्ता न कीजिये. इस समय उन मुनिवरको मुझे दीजिये ॥ ४६ ॥ तो सब मनुष्य सुखी होगे इसमें सन्देह नहीं. मै सन्तुष्ट होकर अत्यन्त भक्तिसहित ॥ ४७ ॥ परमपवित्र वृद्धपतिकी निर्जनवनमें सेवा करके परम प्रीतिलाभ करूंगी. मै सतीधर्मपरायण हो व्रत करूंगी ॥ ४८ ॥ अनर्थक भोगवासनामें मेरी कुछभी इच्छा नहीं है. चित्त प्रकृतिस्थ हुआ है व्यास

सुस्थिराभवसुश्रोणिनदास्येधायकर्हिचित् ॥ राज्यंतिष्ठतुवायातुदेहोऽयंचतथैवमे ॥ ४४ ॥ नत्वांदास्याम्यहंतस्मैनेत्रहीनायबालिके ॥ सु
कन्यातंतदाप्राहश्रुत्वातद्वचनंपितुः॥४५॥प्रसन्नवदनातीवस्नेहयुक्तमिदंवचः ॥ सुकन्योवाच॥नमेचिंतापितःकार्यादेहिमांमुनयेऽधुना ॥४६॥
सुखंभवतुसर्वेषांलोकानांमत्कृतेनहि॥सेवयिष्यामिसंतुष्टापतिंपरमपावनम् ॥ ४७ ॥ भक्त्यापरमयाचापिवृद्धंचविजनेवने ॥ सतीधर्मपराचाऽ
हंचरिष्यामिसुसंमतम् ॥ ४८ ॥ नभोगेच्छाऽस्तिमेतातस्वस्थंचित्तंममाऽनघ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वाभाषितंतस्यामंत्रिणोविस्मयंगताः
॥४९॥ राजाचपरमप्रीतोजगाममुनिसन्निधौ॥ गत्वाप्रणम्यशिरसातमुवाचतपोधनम् ॥५०॥ स्वामिन्गृहाणपुत्रींमेसेवार्थंविधिवद्विभो॥इत्यु
क्त्वाऽस्मैददौपुत्रीविवाहविधिनानृपः ॥५१॥ प्रतिगृह्यमुनिःकन्यांप्रसन्नोभार्गवोभवत् ॥ पारिबर्हंनजग्राहदीयमानंनृपेणह ॥ ५२ ॥ कन्यामे
वाग्रहीत्कामंपरिचर्यार्थमात्मनः ॥ प्रसन्नेऽस्मिन्मुनौजातंसैनिकानांसुखंतदा ॥५३॥

जीने कहा हे महाराज ! मंत्रिवर्ग उसके यह वचन सुनकर अत्यन्त आश्चर्यमें हुये ॥ ४९ ॥ और राजाभी परमप्रसन्न होकर कन्याके सहित मुनिवरके समीप गये उनके निकट उपस्थित हो मस्तक झुकाय प्रणाम करके उन तपोधनसे कहा ॥ ५० ॥ हे प्रभो ! अपनी सेवा करनेकेलिये मेरी इसकन्याको ग्रहण कीजिये. यह कहकर राजाने विवाहकी विधिके अनुसार उनको कन्या दी ॥ ५१ ॥ च्यवनमुनि भी उसको प्रतिग्रहकर परमप्रसन्नहुए किन्तुराजाने व्यवहारोपयोगी जो सब यौतुकमे सामग्री दी थी वह कुछभी न ली ॥ ५२ ॥ केवल अपनी सेवाके निमित्त कन्याको ग्रहण किया. इस प्रकार उन मुनिवरके प्रसन्न होनेपर सैनिकलोग तत्काल मलमूत्र त्यागकर सुखी हुए ॥ ५३ ॥

आप किसप्रकार उस दुर्भग तपस्वीको यह परमसुन्दरी कन्या देंगे ? द्वैपायनने कहा तब सुकन्या पिता और मंत्रियोंको चिन्तामें नितान्त व्याकुल देखकर॥ ३३॥
बुद्धिसे सब जानगई अनन्तर हँसते हँसते उसने अपने पितासे कहा हे पितः ! आज आपका अन्तःकरण चिन्तासे आकुल क्यों देखती हूं ॥ ३४ ॥ बोध
होताहै कि, आप मेरे निमित्तही दुःखसे अत्यन्त उद्विग्न होते हैं. हे पितः ! उन मुनिवरको मैंनेही पीडित किया है अतएव मैंही वहां जाकर उनको समझाऊंगी ॥
॥ ३५ ॥ अधिक क्या मैं उनके चरणोंमे आत्मसमर्पण करके उनको प्रसन्न करूंगी. राजा सुकन्याके इस प्रकार वचन सुन ॥ ३६ ॥ अत्यन्त सन्तुष्टचित्तसे
मंत्रियोंके सामने उससे कहनेलगे हे पुत्रि ! तुम अवला होकर वनमें मुनिवर च्यवन अन्धे ॥ ३७ ॥ जराजीर्ण देह और विशेषकर कोपनस्वभाव मुनिवरकी

दुर्भगायसुकन्यैषाकथंदेयाऽतिसुंदरी॥व्यासउवाच॥तदाचिंताकुलंवीक्ष्यपितरंमंत्रिणस्तदा ॥३३॥ सुकन्यात्विंगितंज्ञात्वाप्रहस्येदमुवाचह ॥
पितःकस्माद्भवानद्यचिंताव्याकुलितेंद्रियः ॥३४॥ मत्कृतेदुःखसंविग्नोविषण्णवदनोऽसिवै ॥ अहंगत्वामुनिंतत्रसमाश्वास्यभयार्दितम्॥३५॥
क ष्यामिप्रसन्नंतमात्मदानेनवैपितः ॥ इतिराजावचःश्रुत्वाभापितंयत्सुकन्यया ॥३६॥ तामुवाचप्रसन्नात्मासचिवानांचशृण्वताम् ॥ कथंपु
त्रित्वमंधस्यपरिचर्यांवनेऽबला॥३७॥करिष्यसिजरार्तस्यक्रोधनस्यविशेषतः॥ कथमंधायचानेनरूपेणरतिसन्निभाम् ॥३८॥ ददामिजरयाग्र
स्तदेहायसुखवांछया॥पित्रापुत्रीप्रदातव्यावयोज्ञातिबलायच॥३९॥ धनधान्यसमृद्धायनाऽधनायकदाचन ॥ क्वतेरूपंविशालाक्षिक्वाऽसौवृद्धो
वनेचरः ॥४०॥ कथंदेयामयापुत्रीतस्मैचाऽतिवरायच ॥ उटजेनियतंवासोयस्यनित्यंमनोहरे ॥ ४१ ॥ कथमंबुजपत्राक्षिकल्पनीयोमयातव॥
मरणंमेवरंप्राप्तंसैनिकानांतथैवच ॥ ४२ ॥ नतेप्रदानमंधायरोचतेपिकभाषिणि ॥ भवितव्यंभवत्येवधैर्यंनैवत्यजाम्यहम् ॥ ४३ ॥

किसप्रकार सेवा करोगी ? रूपलावण्यसे तुम रतिकी समानहो ॥ ३८ ॥ मैं अपने सुखकी इच्छासे उन जराजीर्णदेह अन्धे मुनिको किसप्रकार कन्यादान करूं ?
जिसके ज्ञाति, वयस, बल, अतुलधान्य और धनरत्नादि विद्यमान हैं पिता उसकोही कन्या देते हैं॥ ३९॥ धनहीन मनुष्यको कभी कोई कन्या नहीं देते हे विशाल
लोचने!तुम अतिरूपलावण्यवती हो और तपस्वी अत्यन्त बूढे है॥ ४० ॥इससे तुम दोनोंमें परस्पर बहुत भेद है और उन मुनिवरके विवाहकी अवस्था व्यतीत होगई है
अतएव किस प्रकार मैं उनको कन्या दूं ? हे कमलनयने ! तुम सदा मनोहर अटारीमें वास करती हो ॥ ४१॥ इस समय मै तुमको किस प्रकार सदाके लिये पर्णशालामे
वास दूं॥ ४२॥ हे कोकिलभाषिणि ! मै और सैनिकलोग मृत्युके मुखमें पतित हों यहभी उचित है किन्तु तोभी तुम्हे उस अन्धे वरको कभी समर्पण नहीं करूंगा. जो

होनहार है वह हो किन्तु मै कभी धैर्य्य न छोड़ूँगा ॥ ४३ ॥ अतएव हे सुश्रोणि ! तुम सावधान होओ मैं अन्धेको कभी कन्या नहीं दूंगा. हे बालिके ! मेरा राज्य और देह रहे अथवा जाय उससे कुछ हानि नहीं है ॥ ४४ ॥ तथापि मै किसी प्रकार तुम्हैं उस नयनविहीन तपस्वीको नहीं दूंगा. पिताके इसप्रकार वचन सुन ॥ ४५ ॥ सुकन्या प्रसन्नमन हो उनसे अत्यन्त स्नेहमय वचन कहने लगी. हे पितः ! आप मेरे लिये निरर्थक चिन्ता न कीजिये. इस समय उन मुनिवरको मुझे दीजिये ॥ ४६ ॥ तो सब मनुष्य सुखी होंगे इसमें सन्देह नहीं. मैं सन्तुष्ट होकर अत्यन्त भक्तिसहित ॥ ४७ ॥ परमपवित्र वृद्धपतिकी निर्जनवनमें सेवा करके परम प्रीतिलाभ करूंगी. मै सतीधर्मपरायण हो व्रत करूंगी ॥ ४८ ॥ अनर्थक भोगवासनामें मेरी कुछभी इच्छा नहीं है. चित्त प्रकृतिस्थ हुआ है व्यास

सुस्थिराभवसुश्रोणिनदास्येधायकर्हिचित् ॥ राज्यंतिष्ठतुवायातुदेहोऽयंचतथैवमे ॥ ४४ ॥ नत्वांदास्याम्यहंतस्मैनेत्रहीनायबालिके ॥ सुकन्यातंतदाप्राहश्रुत्वातद्वचनंपितुः॥४५॥प्रसन्नवदनातीवस्नेहयुक्तमिदंवचः ॥ सुकन्योवाच॥नमेचिंतापितःकार्यादेहिमांमुनयेऽधुना ॥४६॥ सुखंभवतुसर्वेषांलोकानांमत्कृतेनहि॥सेवयिष्यामिसंतुष्टापतिंपरमपावनम् ॥ ४७ ॥ भक्त्यापरमयाचापिवृद्धंचविजनेवने ॥ सतीधर्मपराचाऽहंचरिष्यामिसुसंमतम् ॥ ४८ ॥ नभोगेच्छाऽस्तिमेतातस्वस्थंचित्तंममाऽनघ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वाभाषितंतस्यामंत्रिणोविस्मयंगताः ॥४९॥ राजाचपरमप्रीतोजगामसमुनिसन्निधौ॥ गत्वाप्रणम्यशिरसातमुवाचतपोधनम् ॥५०॥ स्वामिन्गृहाणपुत्रींमेसेवार्थविधिवद्विभो॥इत्युक्त्वाऽस्मैददौपुत्रीविवाहविधिनानृपः ॥५१॥ प्रतिगृह्यमुनिःकन्यांप्रसन्नोभार्गवोभवत् ॥ पारिबर्हंनजग्राहदीयमानंनृपेणह ॥ ५२ ॥ कन्यामेवाग्रहीत्कामंपरिचर्यार्थमात्मनः ॥ प्रसन्नेऽस्मिन्मुनौजातंसैनिकानांसुखंतदा ॥५३॥

जीने कहा हे महाराज ! मंत्रिवर्ग उसके यह वचन सुनकर अत्यन्त आश्चर्यमें हुये ॥ ४९ ॥ और राजाभी परमप्रसन्न होकर कन्याके सहित मुनिवरके समीप गये उनके निकट उपस्थित हो मस्तक झुकाय प्रणाम करके उन तपोधनसे कहा ॥ ५० ॥ हे प्रभो ! अपनी सेवा करनेकेलिये मेरी इसकन्याको ग्रहण कीजिये. यह कहकर राजाने विवाहकी विधिके अनुसार उनको कन्या दी ॥ ५१ ॥ च्यवनमुनि भी उसको प्रतिग्रहकर परमप्रसन्नहुए किन्तुराजाने व्यवहारोपयोगी जो सब यौतुकमे सामग्री दी थी वह कुछभी न ली ॥ ५२ ॥ केवल अपनी सेवाके निमित्त कन्याको ग्रहण किया. इस प्रकार उन मुनिवरके प्रसन्न होनेपर सैनिकलोग तत्काल मलमूत्र त्यागकर सुखी हुए ॥ ५३ ॥

यह देखकर राजाका हृदय भी आनन्दरसमे भरगया राजाने कन्या देकर जब घर जानेकी इच्छा की॥५४॥तब उस कृशाङ्गी राजनन्दिनीने भूपतिसे कहा।सुकन्या ने कहा हे पितः।आप मेरे अलङ्कार और वस्त्रादि लेकर॥५५॥पहरनेके निमित्त एक उत्तम उचित(मृगचर्म)और वल्कल दीजिये.हे पितः। मैं मुनियोंकी स्त्रियोंके समान वेष धारण करके इसप्रकार पतिकी सेवा करूंगी॥५६॥जिससे आपकी अतुल कीर्ति स्वर्ग पृथ्वी और पातालमें सर्वत्रही अक्षय होकर रहे॥५७॥ और इसी प्रकार मै भी जिससे परलोकमें परमसुख प्राप्तकर सकूं ऐसेही पतिके चरणोंकी सेवा करूंगी. मै युवती और सुन्दरी हूं आप मेरे वृद्ध तपस्वीको देनेसे ॥ ५८ ॥ दूषित चरित्र होनेकी सम्भावना कर अणुमात्रभी चिन्ता न कीजिये. वसिष्ठकी धर्मपत्नी अरुन्धती जिसप्रकार पृथ्वीमे विख्यात हुई है॥५९॥मैंभी उसीके अनुसार सिद्धि

राज्ञश्चपरमाह्लादःसंजातस्तत्क्षणादपि॥दत्त्वापुत्रींयदाराजागमनायगृहंप्रति ॥ ५४ ॥ मतिंचकारतन्वंगीतदोवाचनृपंसुता ॥ सुकन्योवाच ॥ गृहाणममवासांसिभूषणानिचमेपितः ॥ ५५ ॥ वल्कलंपरिधानायप्रयच्छाजिनमुत्तमम् ॥ वेषंतुमुनिपत्नीनांकृत्वातपसिसेवनम् ॥ ५६ ॥ करिष्यामितथाततयथातेकीर्तिरच्युता॥भविष्यतिभुवःपृष्ठेतथास्वर्गेरसातले॥५७॥परलोकसुखायाऽहंचरिष्यामिदिवानिशम्॥दत्त्वांधायच वृद्धायसुंदरींयुवतींतुमाम्॥५८॥चिंतात्वयानकर्तव्याशीलनाशसमुद्भवा॥अरुंधतीवसिष्ठस्यधर्मपत्नीयथाभुवि॥५९॥ तथैवाऽहंभविष्यामिना ऽत्रकार्याविचारणा॥अनसूयायथासाध्वीभार्याऽत्रेःप्रथिताभुवि॥६०॥तथैवाऽहंभविष्यामिपुत्रीकीर्तिकरीतव ॥सुकन्यावचनंश्रुत्वाराजापरम धर्मवित् ॥ ६१ ॥ दत्त्वाऽजिनंरुरोदाऽऽशुवीक्ष्यतांचारुहासिनीम् ॥ त्यक्त्वाभूषणवासांसिमुनिवेषधरांसुताम् ॥ ६२ ॥ विवर्णवदनोभूत्वा स्थितस्तत्रैवपार्थिवः ॥ राज्यःसर्वाःसुतांदृष्ट्वावल्कलाजिनधारिणीम् ॥ ६३ ॥ रुरुदुर्भृशशोकार्तावेपमानाइवाऽभवन् ॥ तामापृच्छ्यमहीपा लोमंत्रिभिःपरिवारितः ॥ ययौस्वनगरंराजन्मुक्त्वापुत्रीशुचाऽर्पिताम् ॥६४॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेतृतीयोऽध्यायः ॥३॥

प्राप्त करूंगी इसमे किसी प्रकारका सन्देह नहीं. महर्षि अत्रिकी भार्या पतिव्रता अनसूयाने जिस प्रकार पृथ्वीमें ख्याती प्राप्त की है ॥ ६० ॥ उसीके अनुसार मैभी आपकी पुत्री होकर कीर्त्ति स्थापन करूंगी. उस परमधर्मवित् राजाने सुकन्याके यह वचन सुनकर ॥६१॥ उसको अजिनादि दिये, उस चारुहासिनी कन्याने जब वसन भूषण त्यागकर मुनिकन्याओंका वेष धारण किया॥६२॥तब राजा रोदनको न रोकसके और दुःखितमनसे उसीस्थानमें खडे रहे. कन्याको वल्कल और अजिन पहरे हुए देखकर वह राजमहिषियें॥६३॥अत्यन्त शोकसन्तप्त हृदयसे कम्पायमान होकर रोनेलगीं. हे राजन्! तब महीपति शर्याति मुनिवर च्यवनको कन्या देकर उनसे बिदा ले मंत्रियोके संग शोकसन्तप्तहृदयसे अपने घरको चले आये ॥ ६४ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः॥ ३॥

व्यासजीने कहा हे महाराज ! राजा शर्यातिके घर चले जानेपर फिर वह बाला सुकन्या अपने धर्ममे निरत रहकर अग्नि और अपने पतिकी सेवा करनेलगी १॥ वह षोडशवर्षीय सुकन्या पतिकी सेवामें तत्पर होकर अनेकप्रकारके स्वादिष्ठ फलमूल संग्रहकर मुनिवरके लिये भक्षणको देती ॥ २ ॥ वह स्नानके समय उष्णजलसे पतिको स्नान और मृगचर्म पहराकर पवित्रकुशासनपर बैठाती ॥ ३ ॥ इसके उपरान्त कुश तिल और कमण्डलु सन्मुख स्थापित करके कहती. हे मुनिवर ! आप नित्य कार्य कीजिये ॥४॥ नित्यकर्म समाप्त होनेपर वह बाला उनका हाथ ग्रहणपूर्वक उठाय कुशासन अथवा अन्य बिछौनेपर बैठाती ॥ ५ ॥ इसके उपरान्त वह राजकन्या पकेहुए फल और सुसंस्कृत नीवार अन्न लाकर च्यवनमुनिको भोजन कराती॥६॥पतिके भोजन करके तृप्त होनेपर फिर परमभक्ति

॥ व्यासउवाच ॥ गतेराजनिसाबालापतिसेवापरायणा ॥ बभूवचतथाऽग्नीनांसेवनेधर्मतत्परा ॥ १ ॥ फलान्यादायस्वादूनिमूलानिविविधानिच ॥ ददौसामुनयेबालापतिसेवापरायणा ॥२॥ पतिंतप्तोदकेनाऽऽशुस्नापयित्वामृगत्वचा ॥ परिवेष्ट्यचशुभायांतुवृस्यांस्थापितवत्यपि ॥३॥ तिलान्यवकुशानग्रेपरिकल्प्यकमंडलुम् ॥ तमुवाचनित्यकर्मकुरुष्वमुनिसत्तम ॥ ४ ॥ तमुत्थाप्यकरेकृत्वासमाप्तेनित्यकर्मणि ॥ वृस्यांवासंस्तरेबालाभर्तारंसंन्यवेशयत् ॥ ५ ॥ पश्चादानीयपक्वानिफलानिचनृपात्मजा ॥ भोजयामासच्यवनंनीवारान्नंसुसंस्कृतम् ॥ ६ ॥ भुक्तवंतंपतिंतृप्तंदत्त्वाऽऽचमनमादरात् ॥ पश्चाच्चपूगंपत्राणिददौचाऽऽदरसंयुता ॥ ७ ॥ गृहीतमुखवासंतंसंवेश्यचशुभासने ॥ गृहीत्वाज्ञांशरीरस्यचकारसाधनंततः ॥ ८ ॥ फलाहारंस्वयंकृत्वापुनर्गत्वाचसन्निधौ ॥ प्रोवाचप्रणयोपेताकिमाज्ञापयसेप्रभो ॥ ९ ॥ पादसंवाहनंतेऽद्यकरोमियदिमन्यसे ॥ एवंसेवापरानित्यंबभूवपतितत्परा ॥ १० ॥ सायंहोमावसानेसाफलान्याहृत्यसुंदरी ॥ अर्पयामासमुनयेस्वादूनिचमृदूनिच ॥११॥ ततःशेषाणिबुभुजेप्रेमयुक्तातदाज्ञया ॥ सुस्पर्शास्तरणंकृत्वाशाययामासतंमुदा ॥ १२ ॥

सहित आचमनीय जलसे उनके मुख पाँव धुलाकर आदरपूर्वक ताम्बूल और पूगादि देती॥७॥उनके मुखशुद्धि ग्रहण करनेपर फिर उनको उत्तम आसनपर बैठाल उनकी आज्ञा ग्रहणपूर्वक अपने शरीरका संस्कार करती ॥८॥अनन्तर मुनिवरके भक्षणसे वचे हुए फल मूलादि स्वयं आहारकर फिर पतिके समीप जाय विनय सहित कहती हे प्रभो ! अब क्या करूं ? आज्ञा कीजिये॥९॥आप यदि अनुमति दे तो आपके चरण दवाऊं इस प्रकार पतिके प्रति अनुरागिणी होकर राजबाला सदा पतिकी सेवामे काल व्यतीत करने लगी ॥१०॥ सायंकालके समय होमकार्य समाप्त होनेपर वह सुन्दरी स्वादिष्ठ और कोमल फल लायकर उनको भक्षणार्थ देती॥ ११॥तदनन्तर उनकी आज्ञा लेकर भोजनसे बचे हुए फल स्वय भक्षण करती इसके उपरान्त सुखस्पर्श आस्तरण बनाकर प्रीति सहित उनकोशयनकराती

॥ १२॥प्रियतम पतिके सुखपूर्वक शयन करनेपर फिर वह कृशोदरी राजकुमारी उनके पाँव दबाते दबाते सम्पूर्ण कुलस्त्रियोंके धर्मविषयक प्रश्न पूँछती॥ १३॥ रात्रि कालके समय पदसेवा करते करते जब मुनिवर सोजाते तब वह भक्तिपरायण होकर उनके पदतलमें शयन करती ॥ १४ ॥ ग्रीष्म कालके समय पति जब पसीनेमे भीगते तब वह भामिनी तालके पंखेसे व्यजन करके शीतल वायुद्वारा अपने पतिकी सेवामें नियुक्त रहती ॥ १५ ॥ हेमन्तकालके समय काष्ठ इकट्ठाकर पतिके सन्मुख अग्नि जलाय वारंवार पूँछती हे मुनिवर ! इससे आपको सुख तो अनुभव होता है ॥ १६ ॥ वह पतिपरायण राजकन्या सूर्योदयसे पहले शय्यासे उठती फिर पतिको उठाय कर शौचके लिये आश्रमसे कुछेक दूर बैठालती ॥ १७ ॥ और हाथ पाँवआदि प्रक्षालनके लिये मृतिका और

सुप्तेसुखंप्रियेकांतापादसंवाहनंतदा ॥ चकारपृच्छतीधर्मंकुलस्त्रीणांकृशोदरी ॥ १३ ॥ पादसंवाहनंकृत्वानिशिभक्तिपरायणा ॥ निद्रितंचमुनिंज्ञात्वासुष्वापचरणांतिके ॥ १४ ॥ शुचौप्रतिष्ठितंवीक्ष्यतालवृंतेनभामिनी ॥ कुर्वाणाशीतलंवायुंसिषेवेस्वपतिंतदा ॥ १५ ॥ हेमंतेकाष्ठसंभारंकृत्वाऽग्निज्वलनंपुरः ॥ स्थापयित्वातथाऽपृच्छत्सुखंतेऽस्तीतिचाऽसकृत् ॥ १६ ॥ ब्राह्मेमुहूर्तेचोत्थायजलंपात्रंचमृत्तिकाम् ॥ समर्पयित्वाशौचार्थंसमुत्थाप्यपतिंप्रिया ॥ १७ ॥ स्थानाद्दूरेचसंस्थाप्यदूरंगत्वास्थिराऽभवत् ॥ कृतशौचंपतिंज्ञात्वागत्वाजग्राहतंपुनः ॥ १८ ॥ आनीयाऽऽश्रममव्यग्राचोपवेश्याऽऽसनेशुभे ॥ मृज्जलाभ्यांचप्रक्षाल्यपादावस्ययथाविधि ॥ १९ ॥ दत्त्वाचमनपात्रंतुदंतधावनमाहरत् ॥ समर्प्यदंतकाष्ठंचयथोक्तंनृपनंदिनी ॥ २० ॥ चकारोष्णंजलंशुद्धंसमानीतंसुपावनम् ॥ स्नानार्थंजलमाहृत्यपप्रच्छप्रणयान्विता ॥ २१ ॥ किमाज्ञापयसेब्रह्मन्कृतंवैदंतधावनम् ॥ उष्णोदकंसुसंपन्नंकुरुस्नानंसमंत्रकम् ॥ २२ ॥ वर्ततेहोमकालोऽयंसंध्यापूर्वाप्रवर्तते ॥ विधिवद्धवनंकृत्वा देवतापूजनंकुरु ॥ २३ ॥ एवंकन्यापतिंलब्ध्वातपस्विनमनिंदिता॥नित्यंपर्यचरत्प्रीत्यातपसानियमेनच ॥ २४ ॥

जल उनके निकट रख आप दूर बैठकर प्रतीक्षा करती उनका शौचकार्य समाप्त हुआ जान समीप जाय पतिका हाथ पकड़ ॥ १८ ॥ धीरे धीरे आश्रममें लाती, इसके उपरान्त मुनिवरको पवित्र आसनपर बैठाल फिर मृत्तिका और जलसे उनके दोनों चरण यथाविधि धोती ॥ १९ ॥ राजनन्दिनी पतिको आचमनपात्र देकर शास्त्रविहित दन्तधावनकाष्ठ लाकर समर्पण करती ॥ २० ॥ पवित्र निर्मल जल लाकर उसको उष्ण करती वह जल स्नानके लिये लाकर प्रीति सहित पूँछती ॥२१॥ हे स्वामिन् ! आपका दन्तधावन कार्य तो हो गया,जल उष्ण किया है आपकी आज्ञा पानेपर लाऊंगी आप उस तप्तजलसे समन्त्रक स्नान कीजिये ॥२२॥ प्रातःसन्ध्या उपस्थित है,अतएव अब आपके होमका समय होगया है,यथाविधि होम कर देवताओंकी पूजा कीजिये ॥ २३ ॥ निर्मलस्वभाव

राजदुहिता तपस्वी च्यवनको पति प्राप्तकरके इस प्रकार तपस्या नियम और प्रीति सहित सदा उनकी सेवामें प्रवृत्त रहती ॥ २४ ॥ वह सुमुखी राजबाला अग्नि और अतिथियोकी सदा सेवा और शुश्रूषा करके आनन्दमनसे महर्षि च्यवनकी आराधना करने लगी ॥ २५ ॥ फिर किसी समयमें सूर्यपुत्र दोनों अश्विनीकुमार क्रीडा करते करते इच्छानुसार महर्षिच्यवनके आश्रममें आनकर उपस्थित हुए ॥ २६ ॥ तब सर्वाङ्गसुन्दरी राजकन्या पवित्रजलसे स्नानकर आश्रममें आती थी, उसी समय उन दोनों अश्विनीकुमारोंने उसको देखा ॥ २७ ॥ वह देवकन्याकी समान उसका रूप लावण्य देखकर मोहित हो शीघ्र समीप आय आदर सहित उससे पूँछने लगे ॥ २८ ॥ हे गजगामिनि ! देखो हम देवताओके पुत्र हैं आपसे कोई विषय पूँछनेकेलिये आये हैं अतएव हे वरारोहे ! हमारे अनुरोधसे आप क्षणं-काल प्रतीक्षा कीजिये हे शुचिस्मिते ! हे चारुलोचने ! आप किसकी कन्या है ? और किस महात्माने आपका पाणिग्रहण किया है ? आप उद्यान मध्यस्थित

अग्नीनामतिथीनांचशुश्रूषांकुर्वतीसदा॥आराधयामासमुदाच्यवनंसाशुभानना ॥२५॥कस्मिंश्चिदथकालेतुरविजावश्विनावुभौ॥च्यवनस्याऽऽश्रमाभ्याशेक्रीडमानौसमागतौ॥२६॥जलेस्नात्वातुतांकन्यांनिवृत्तांस्वाश्रमंप्रति॥ गच्छंतींचारुसर्वांगींरविपुत्रावपश्यताम् ॥२७॥ तांदृष्ट्वादेवकन्याभांगत्वाचांतिकमादरात्॥ऊचतुःसमभिद्रुत्यनासत्यावतिमोहितौ ॥२८॥ क्षणंतिष्ठवरारोहेप्रष्टुंत्वांगजगामिनि ॥आवांदेवसुतौप्राप्तौब्रूहि सत्यंशुचिस्मिते॥२९॥ पुत्रीकस्यपतिःकस्तेकथमुद्यानमागता॥एकाकिनीतडागेऽस्मिन्स्नानार्थंचारुलोचने ॥३०॥ द्वितीयाश्रीरिवाऽऽभासि कांत्याकमललोचने ॥इच्छामस्तुवयंज्ञातुंतत्त्वमाख्याहिशोभने ॥३१॥ कोमलौचरणौकांतेस्थितौभूमावनावृतौ ॥ हृदयेकुरुतःपीडांचलंतौच ललोचने ॥३२॥ विमानार्हासितन्वंगिकथंपद्भ्यांव्रजस्यदः ॥ अनावृताऽत्रविपिनेकिमर्थंगमनंतव ॥ ३३॥ दासीशतसमायुक्ताकथंनत्वंविनिर्गता॥राजपुत्र्यप्सरावाऽसिवदसत्यंवरानने॥३४॥धन्यामातायतोजाताधन्योऽसौजनकस्तव ॥ वक्तुंत्वांनैवशक्तौचभर्तुर्भाग्यंतवाऽनघे॥३५॥

इस तडागमें अकेली स्नान करनेके लिये क्यो आई है? ॥२९॥३०॥ हे कमलाक्षि! तुम्हारा जिसप्रकार सौन्दर्य है इससे हमको दूसरी हरिवल्लभा बोधहोती हो. हे शोभने! हम आपसे कुछ जाननेकी इच्छा करते हैं आप यथार्थरूपसे वह विषय कहिये॥३१॥हे कान्ते! तुम्हारे दोनों चरण अत्यन्त कोमल है. अतएव पादत्राण न पहरकर अनावृतभावसे उनको पृथ्वीमें रखती हो. हे चंचलनयने ! तुम्हारे चरण जब पृथ्वीमें पडते है तब हमारे हृदयमें क्लेश उपस्थित होता है ॥३२॥हे कृशोदरि! तुम्हारा देह जिसप्रकार कोमल है, इससे तुमको विमानपर चढकर गमनागमन करना उचित है किन्तु ऐसा न करके क्यों पैरोंसे इस कठिन पृथ्वीमें गमन करती हो ॥ ३३ ॥ तुम्हारे संग शतशत दासी क्यों नहीं निकलतीं ? हे वरानने ! तुम राजकन्या अथवा अप्सरा हो यह हमसे सत्य कहो ॥३४॥ हे अनघे !

जिन पितामातासे तुम्हारा जन्म हुआ है वह भी धन्य हैं विशेषकर जिस मनुष्यके संग तुम्हारा विवाह हुआ है उसका सौन्दर्य वर्णन करनेमें हमारी सामर्थ्य नहीं है ॥ ३५ ॥ हे सुलोचने! तुम्हारे दोनों चरण इधर उधर चलकर इस पृथ्वीको पवित्र करते हैं अतएव यह उद्यान आज देवलोककी अपेक्षा भी पवित्र बोध होता है ॥ ३६ ॥ जो सम्पूर्ण मृग और पक्षिकुल इच्छानुसार तुमको देखते हैं उनके सौभाग्यकी सीमा नहीं है अधिक क्या तुम्हारे चरण स्पर्शसे यह वनभूमि अत्यन्त पवित्र बोध होती है ॥ ३७ ॥ हे सुलोचने ! तुम्हारे रूपकी अधिक प्रशंसा करना निष्प्रयोजन है तुम्हारे पिता अथवा माता कौन हैं ? यह हमसे सत्य कहो हम आदर सहित उनको देखनेकी इच्छा करते हैं ॥ ३८ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! वह सर्वाङ्गसुन्दरी राजकुमारी उनके यह वचन सुन लज्जित भावसे

देवलोकाधिकाभूमिरियंचैवसुलोचने ॥ प्रचलंश्चरणस्तेऽद्यसंपावयतिभूतलम् ॥ ३६ ॥ सौभाग्याश्चमृगाःकामंयेत्वांपश्यंतिवैवने ॥ येचाऽन्ये पक्षिणःसर्वेभूरियंचाऽतिपावना ॥३७॥ स्तुत्याऽलंतवचाऽत्यर्थंसत्यंब्रूहिसुलोचने ॥ पिताकस्तेपतिःक्वाऽसौद्रष्टुमिच्छाऽस्तिसादरम् ॥ ३८ ॥ व्यासउवाच ॥ तयोरितिवचःश्रुत्वाराजकन्याऽतिसुंदरी ॥ तावुवाचत्रपाक्रांतादेवपुत्रौनृपात्मजा ॥ ३९ ॥ शर्यातितनयांमांवांवित्तंभार्यां मुनेरिह ॥ च्यवनस्यसतींकांतांपित्रादत्तांयदृच्छया ॥ ४० ॥ पतिरंधोऽस्तिमेदेवौवृद्धश्चाऽतीवतापसः ॥ तस्यसेवामहोरात्रंकरोमिप्रीतमानसा ॥ ४१ ॥ कौयुवांकिमिहाऽऽयातौपतिस्तिष्ठतिचाऽऽश्रमे ॥ तत्राऽऽगत्यप्रकुरुतमाश्रमंचाऽद्यपावनम् ॥ ४२ ॥ तदाकर्ण्यवचोदस्रावूचतुस्तांनराधिप ॥ कथंत्वमपिकल्याणिपित्रादत्तातपस्विने ॥ ४३ ॥

उन दोनों देवकुमरोंसे कहने लगी॥३९॥ मैं शर्याति राजाकी कन्या हूं पिताने मुझे दैवकी इच्छासे महर्षि च्यवनको दिया है मैं उनकी प्रियमता साध्वी भार्या हूं वह महर्षि इसी स्थानमें वास करते हैं॥४०॥हे दोनों देवताओ!मेरे पति नयनविहीन तापस और अत्यन्त वृद्ध हुए हैं,अतएवमैं सती धर्मानुसार प्रसन्नमनसे रात दिन उन की सेवा करती हूं॥४१॥आप कौन हैं ? और किसलिये इस स्थानमे आये है ? हमारे पति आश्रममे स्थिति करते हैं अतएव कृपा करके उसस्थानमें चलकर अब आश्रमको पवित्र कीजिये ॥४२॥ हे नरनाथ ! दोनो अश्विनीकुमारोंने इस प्रकार वचनसुनकर उससे कहा हे कल्याणि ! किसकारणसे तुम्हारे

पिताने वृद्धतपस्वीको ऐसा कन्यारत्न दिया ॥४३॥तुम इस विजन वनमे स्थिर सौदामनीकी समान शोभा पातीहो और अधिक क्या कहे तुम्हारी समान रूपवती भामिनी हमारे देवलोकमेभी दिखाई नहीं देती॥४४॥अहो ! दिव्यवसन सर्वविधि आभरण और नीलवर्ण अलकावली ही तुम्हारे पक्षमें शोभा पाती है इस प्रकार मृगचर्म और वल्कलादि तुम्हारे योग्य नहीं है॥४५॥हेरम्भोरु ! तुम विशालनेत्रोंवाली हो तथापि विधाताने तुमको अन्धेविशेषकर अत्यन्त जरातुर पति दिया है तुम उन्हीं अन्धे पतिको प्राप्त करके निरन्तर इस वनमे दुःखी होती हो उसकी अपेक्षा विधाताका अन्याय कार्य और क्या होसक्ता है ?॥४६॥ हे मृगाक्षि ! इस मुनिवरको तुमने निरर्थक पतित्वमें वरण किया है तुम्हारा यह नवयौवन समयमें उन अन्धे पतिके संग कभी शोभा नहीं पावेगा तुम नृत्यविद्यामें चतुर हो किन्तु पति अन्धे और

भ्राजसेऽस्मिन्वनोद्देशेविद्युत्सौदामनीयथा ॥ नदेवेष्वपितुल्याहितवदृष्टाऽस्तिभामिनी ॥ ४४ ॥ त्वंदिव्यांबरयोग्याऽसिशोभसेनाऽजिनैर्वृता ॥ सर्वाभरणसंयुक्तानीलालकवरूथिनी ॥ ४५ ॥ अहोविधेर्दुष्कलितंविचेष्टितंयदत्ररंभोरुवनेविषीदसि ॥ विशालनेत्रेंधमिमंपतिंप्रियेमुनिंसमासाद्यजरातुरंभृशम् ॥ ४६ ॥ वृथावृतस्तेनभृशंनशोभसेनवंवयःप्राप्यसुनृत्यपंडिते ॥ मनोभवेनाऽऽशुशराःसुसंधिताःपतंतिकस्मिन्पतिरीदृशस्तव ॥ ४७ ॥ त्वमंधभार्यानवयौवनान्विताकृताऽसिधात्राननुमंदबुद्धिना ॥ नचैनमर्हस्यसितायतेक्षणेपतिंत्वमन्यंकुरुचारुलोचने ॥४८॥ वृथैवतेजीवितमंबुजेक्षणेपतिंचसंप्राप्यमुनिंगतेक्षणम् ॥ वनेनिवासंचतथाऽजिनांवरप्रधारणंयोग्यतरंनमन्महे ॥ ४९ ॥ अतोऽनवद्यांग्युभयोस्त्वमेककंवरंकुरुष्वावहितासुलोचने ॥ किंयौवनंमानिनिसंकरोपिवृथामुनिंसुंदरिसेवमाना ॥ ५० ॥

जरातुर है तुम्हारे नृत्य करनेपर जब कामदेव शरसन्धान करेगा तब वह शर किसके ऊपर पतित होंगे ? ॥ ४७ ॥ हे आयतलोचने ! वह विधाता अत्यन्त अल्पबुद्धि है ! ! नहीं तो तुमको इस प्रकार नवयौवनसे भूपितकर अन्धेकी भार्या क्यों करता ? हे चारुलोचने ! तुम कभी उसके उपयुक्त नहीं हो इस कारण दूसरा पति करो ॥४८॥ हे कमलनयने ! तुम्हारा पति एक तो नयन विहीन और तिसपरभी तपस्वी है अतएव तुम्हारा जीवनधारण करना वृथा है ! विशेषकर वनमें वास और अजिनअम्बरपरिधान तुम्हारे योग्य नहीं है ॥ ४९ ॥ हे असितनयने ! तुम्हारे सम्पूर्ण अंग प्रत्यग मनोहर है. अतएव भलीभाँति विचार कर हम दोनोमेसे एकको पति करो. हे भामिनि ! तुम इस प्रकार रूपवती होकर मुनिकी सेवा करके वृथा यौवन क्यों क्षय करती हो ? ॥५०॥ उन मुनिवरका कोई

सौभाग्य नहीं दिखाई देता. विशेषकर तुम्हारे भरणपोषण अथवा रक्षण दर्शन करनेकीभी उसमें सामर्थ्य नहीं है. तब वृथा क्यों उनकी सेवा करती हो ? हे
अनिन्दिते ! सर्वसुखरहित मुनिवरको त्यागकर हम दोनोंमेंसे एक के संग विवाह करो ॥ ५१ ॥ "हे कान्ते" ! तो नन्दनकानन अथवा चैत्ररथ वनमे विहार
करसकोगी. हे मानिनि ! अन्धे अथवा वृद्ध पतिके सहित गौरवहीन होकर तुम किस प्रकार काल व्यतीत करोगी ? ॥ ५२ ॥ एक तो तुम शुभलक्षणोंसे
विभूषित तिसपरभी फिर राजकन्या हो अतएव संसारके यावतीय विहार भाव तुमको अविदित नहीं है. इस कारण भाग्यविहीन होकर इस गहनकाननमें वृथा
क्यों काल व्यतीतकरती हो ॥ ५३ ॥ हे राजपुत्रि ! तुम्हारा वदन अत्यन्त मनोहर नेत्र विशाल कटि क्षीण और तुम्हारे वचन कोकिलकी समान मीठे हैं;
अतएव तुम्हारी अपेक्षा सुन्दरी कौन है ! तुम वृद्धतपस्वीको इससमय त्यागकर सुखके लिये हममेंसे एकका भजन करो तो त्रिदशालयमे अनुपम

किंसेवसेभाग्यविवर्जितंतंसमुज्झितंपोषणरक्षणाभ्याम् ॥ त्यक्त्वामुनिंसर्वसुखापवर्जितंभजाऽनवद्यांग्युभयोस्त्वमेकम् ॥ ५१ ॥ त्वंनंदनेचै
त्ररथेवनेचकुरुष्वकांतेप्रथितंविहारम् ॥ अंधेनवृद्धेनकथंहिकालंविनेष्यसेमानिनिमानहीनम् ॥ ५२ ॥ भूपात्मजात्वंशुभलक्षणाचजानासिसं
सारविहारभावम् ॥ भाग्येनहीनाविजनेवनेऽत्रकालंकथंवाहयसेवृथाच ॥ ५३ ॥ तस्माद्भजस्वपिकभाषिणिचारुवक्त्रेएकंद्वयोस्तवसुखायवि
शालनेत्रे ॥ देवालयेषुचकृशोदरिभुंक्ष्वभोगांस्त्यक्त्वामुनिंजरठमाशुनृपेंद्रपुत्रि ॥ ५४ ॥ किंतेसुखंयत्रवनेसुकेशिवृद्धेनसार्धंविजनेमृगाक्षि ॥
सेवातथांधस्यनवंवयश्चकिंतेमतंभूपतिपुत्रिदुःखम् ॥ ५५ ॥ शशिमुखित्वमतीवसुकोमलाफलजलाहरणंतवनोचितम् ॥ ५६ ॥ इतिश्रीदेवी
भागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेचतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ व्यासउवाच ॥ तयोस्तद्भाषितंश्रुत्वावेपमानानृपात्मजा ॥ धैर्यमालंब्यतौतत्रबभाषे
मितभाषिणी ॥ १ ॥ देवौवांरविपुत्रौचसर्वज्ञौसुरसंमतौ ॥[1] सतींमांधर्मशीलांचनैवंवदितुमर्हथः ॥ २ ॥

भोग्यवस्तु भोगसकोगी ॥ ५४ ॥ हे सुकेशी ! अन्धेके सहित इस वनमें वास करके तुमको क्या सुख होगा ? हे मृगाक्षी ! तुम्हारा इस नवयौवन और
इस अवस्थाके समय वनमे रहकर वृद्धकी सेवा करना अत्यन्त क्लेशकर है. हे राजपुत्रि ! क्या तुमको दुःखहीं वाञ्छित है ॥ ५५ ॥
हे शशिमुखि ! तुम अत्यन्त कोमलाङ्गी दिखाई देतीहो अतएव जल और फल लाना तुम्हारा उचित कार्य नहीं है ॥ ५६ ॥ इति श्रीदेवीभागवते
महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! यह वचन सुन राजकन्या सुकन्या पहले भयसे कांपने लगी
फिर वह मितभाषिणी बाला धैर्य्य अवम्बनकर दोनों अश्विनीकुमारोंसे कहनेलगी ॥ १ ॥ आप सूर्यके पुत्र और सुरगणोंके सुसम्मत देवता हैं विशेषकर

१ यह वचन परीक्षार्थ कहे हैं ।

आप सम्पूर्ण विषय जानते हैं मै धर्म्मपरायण सती हूं मुझसे ऐसा वचन कहना आपको उचित नहीं है ॥ २ ॥ हे सुरद्वय । पिताने मुझे योग्य धर्मावलम्बी मुनिको दिया है इसपर भी मै सती होकर किसप्रकार वेश्याओंके अवलम्बित मार्गमें जाऊं ? ॥ ३ ॥ वह सूर्य्य सबके कार्य अकार्यके साक्षिस्वरूप हैं अतएव वह मेरे सम्पूर्ण कार्य्य देखते हैं और आप दोनोंने महात्मा कश्यपके वंशमें जन्म ग्रहण किया है. इसप्रकार पवित्र देवताके उरसे पवित्रवंशमें उत्पन्न हो ऐसा अधर्म्मकर और अकीर्त्तिकर वचन कहना आपको अत्यन्त अनुचित है ॥४॥ इस असार संसारमें धर्म क्या अथवा अधर्म क्या है यह आप भलीभाँति जानते हैं हे रविपुत्रो। कुलकन्या हो पतित्याग कर किसप्रकार अन्यपुरुषकी भजना करूं ॥५॥ आप विमलस्वभाव देवता है महाराज । मैं शर्यातिकी कुलकन्या विशेषकर पतिके प्रति अत्यन्त अनुरक्त और धर्मपरायण हूं अतएव आप इच्छानुसार अपने स्थानमें जाइये॥६॥व्यासजीने कहा हे भारत। दोनों अश्विनीकुमार उसके यह वचन सुनकर

पित्रादत्तासुरश्रेष्ठौमुनयेयोगधर्मिणे ॥ कथंगच्छामितंमार्गपुंश्चलीगणसेवितम् ॥ ३ ॥ द्रष्टाऽयंसर्वलोकस्यकर्मसाक्षीदिवाकरः ॥ कश्यपाच्चैवसंभूतोनैवंभाषितुमर्हथः ॥ ४ ॥ कुलकन्यापतिंत्यक्त्वाकथमन्यंभजेन्नरम् ॥ असारेऽस्मिन्हिसंसारेजानंतौधर्मनिर्णयम् ॥ ५ ॥ यथेच्छंगच्छतंदेवौशापंदास्यामिवाऽनघौ ॥ सुकन्याऽहंचशर्यातेःपतिभक्तिपरायणा ॥ ६ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्याकर्ण्यवचस्तस्यानासत्यौविस्मितौभृशम् ॥ तावब्रूतांपुनस्त्वेनांशंकमानौभयंमुनेः ॥ ७ ॥ राजपुत्रिप्रसन्नौतेधर्मेणवरवर्णिनि ॥ वरंवरयसुश्रोणिदास्यावःश्रेयसेतव ॥ ८ ॥ जानीहिप्रमदेनूनमावांदेवभिषग्वरौ ॥ युवानंरूपसंपन्नंप्रकुर्यावपतिंतव ॥ ९ ॥ ततस्त्रयाणामस्माकंपतिमेकतमंवृणु ॥ समानरूपदेहानांमध्येचातुर्यपंडिते॥१०॥सातयोर्वचनंश्रुत्वाविस्मितास्वपतिंतदा।गत्वोवाचतयोर्वाक्यंताभ्यामुक्तंयदद्भुतम् ॥ ११ ॥ सुकन्योवाच॥स्वामिन्सूर्यसुतौदेवौसंप्राप्तौच्यवनाश्रमे॥दृष्टौमयादिव्यदेहौनासत्यौभृगुनंदन ॥ १२ ॥

अत्यन्त आश्चर्ययुक्त हुए और मुनिवरके भयसे शंकित होकर फिर उससे कहनेलगे ॥७॥हे राजकुमारी। तुम्हारा पतिव्रत धर्म्म देखकर हम प्रसन्न हुए हैं अतएव हे वरवर्णिनि । तुम अभिलषित वर माँगो. हे सुश्रोणि । तुम्हारे मंगलके लिये हम तुमको वर देंगे ॥ ८ ॥ हे भामिनि । हम देवताओंके वैद्य है तुम निश्चय जानो कि हम तुम्हारे पतिको परमरूपवान् सुन्दर युवा करदेंगे ॥९॥ हे सुचतुरे ! जब हम तीनोंका समानरूप समान अवस्था और समान देहकी कान्ति होगी तब तुम तीनोंमेंसे जिसकी रुचि हो एकको पतित्वमे वरणकरो ॥ १० ॥ सुकन्या उनके यह वचन सुनकर आश्चर्ययुक्त हो अपने पतिके समीप गई अनन्तर दोनों देवताओंके वैद्योने जो बात कही थी वह सम्पूर्ण मुनिवरसे निवेदन की ॥ ११ ॥ सुकन्याने कहा हे स्वामिन् ! सूर्यके पुत्र दोनो अश्विनीकुमार मेरे आश्रमके समीप तपोवनमें उपस्थित

हुए हैं उन दोनो दिव्यदेह देवताओका मैने दर्शन किया है ॥ १२ ॥ वह मेरा सर्वाङ्ग सुन्दर देह देखकर कामातुर हो मुझसे कहनेलगे कि तुम्हारे उन अन्धे पति मुनिवरको दिव्य देह नवयौवन ॥ १३ ॥ और दोनों नेत्र फिर उत्तम करदेंगे इसमें कोई सन्देह नही किन्तु तुमको एक नियम करना होगा वह कहते हैं सुनो ॥ १४ ॥ तुम्हारे उन वृद्धपतिका अंगभी अपनी समान करदेगे किन्तु फिर हम तीनोंमेसे एकको पतित्वमें वरण करना होगा ॥ १५ ॥ हे साधो ! यह सुनकर इस अद्भुत कार्यका विषय आपको विदित करती हूं अतएव इस संकटके कार्यमें क्या करना चाहिये? आप यह भलीभाँति विचारकर कहिये ॥ १६ ॥ देवताओंकी माया जाननी अत्यन्त कठिन है विशेषकर वह किस अभिप्रायसे ऐसा कहते हैं यह मैं नहीं जानती. हे सर्वज्ञ ! आप जो अनुमति करें तो मैं आपका वह अभिल

वीक्ष्यमांचारुसर्वाङ्गींजातौकामातुरावुभौ ॥ कथितंवचनंस्वामिन्पतिंतेनवयौवनम् ॥ १२ ॥ दिव्यदेहंकरिष्यावश्चक्षुष्मंतंमुनिंकिल ॥ एते नसमयेनाद्यतंशृणुत्वंमयोदितम् ॥ १४ ॥ समावयवरूपंचकरिष्यावःपतिंतव ॥ तत्रत्रयाणामस्माकंपतिमेकतमंवृणु ॥ १५ ॥ तच्छ्रुत्वाऽहमिहाऽऽ याताप्रष्टुंत्वांकार्यमद्भुतम् ॥ किंकर्तव्यमतःसाधोब्रूह्यस्मिन्कार्यसंकटे ॥ १६ ॥ देवमायाऽपिदुर्ज्ञेयानजानेकपटंतयोः ॥ यदाज्ञापयसर्वज्ञत त्करोमितवेप्सितम् ॥ १७ ॥ च्यवनउवाच ॥ गच्छकांतेऽश्विनासत्यौवचनान्ममसुव्रते ॥ आनयस्वसमीपंमेशीघ्रंदेवभिषग्वरौ ॥ १८ ॥ क्रियतामाशुतद्वाक्यंनाऽत्रकार्याविचारणा ॥ व्यासउवाच ॥ एवंसासमनुज्ञातातत्रगत्वावचोऽब्रवीत् ॥ १९ ॥ क्रियतामाशुनासत्यौसमये नसुरोत्तमौ ॥ तच्छ्रुत्वाचाऽश्विनौवाक्यंतस्यास्तौतत्रचाऽगतौ ॥ २० ॥ उचतूराजपुत्रींतांपतिस्तवविशत्वपः ॥ रूपार्थंच्यवनस्तूर्णंततोंभः प्रविवेशह ॥ २१ ॥ अश्विनावपिपश्चात्तत्प्रविष्टौसरउत्तमम् ॥ ततस्तेनिःसृतास्तस्मात्सरसस्तत्क्षणात्त्रयः ॥ २२ ॥

षित कार्य करूं ॥ १७ ॥ च्यवनने कहा हे कान्ते ! तुम मेरी आज्ञासे अभी उन दोनों अश्विनीकुमारोंके निकट जाओ. हे सुभद्रे! तुम अभी उनको मेरे समीप लाओ ॥ १८ ॥ अधिक क्या कहूं तुम शीघ्र उनका वचन प्रतिपाल करो इस विषयमें कुछ विचार करनेका प्रयोजन नहीं है व्यासजीने कहा हे महाराज ! सुकन्याने पतिकी इस प्रकार आज्ञा पाय तत्काल उनके समीप जायकर कहा ॥ १९ ॥ हे दोनों अश्विनीकुमारो ! आप देवताओंमे अग्रगण्य है अतएव आपके यह नियमित वचन स्वीकार हुए अब आप अपना कर्तव्य कार्य कीजिये. तब वह दोनों देवता उसके इसप्रकार वचन सुन आश्रममें जाय ॥ २० ॥ राजकुमारीसे कहनेलगे तुम्हारे पति जलमे प्रवेशकरैं तब वृद्ध च्यवन सुन्दररूप पानेकी इच्छासे उसी समय अगाधजलमें घुसे ॥ २१ ॥ इसके उपरान्त दोनों अश्विनीकुमारोंनेभी उस उत्तम

सरोवरके जलमें प्रवेशकिया. कुछ कालोपरान्त उस सरोवरसे वह तीनों निकले॥ २२॥ सबकाही दिव्यदेह समान सौन्दर्य समान नवयौवन और सम्पूर्ण अंग प्रत्यंग कुण्डल इत्यादि अनेकप्रकार अलंकारोंसे सुशोभित थे अतएव अवयवोंकी कोई विलक्षणता नहीं दिखाई दी ॥ २३॥ तब एकवार उन सबोंने कहा हे भद्रे! तुम्हारी समान सुन्दरी रमणी और दूसरी नहीं है विशेषकर तुम्हारा वदनमण्डल विमल है अतएव तीनोंमेंसे जिसको तुम्हारी इच्छा हो उसकोही पतित्वमे वरणकरो। २४ ॥ हे वरानने ! अथवा जिसके प्रति तुम्हारी अधिक प्रीति हो उसकोही वरणकरो व्यासजीने कहा हे राजेन्द्र ! तब सुकन्याने देखा कि, इन तीनोका ही देवताओंकी समान अनुरूप रूपलावण्य है॥ २५॥ विशेषकर सौन्दर्य अवस्था स्वर और वेष समान है कुछ भी भिन्नता दिखाई नहीं देती वह उन सबका समान अवयव देखकर

तुल्यरूपादिव्यदेहायुवानःसदृशाःकिल ॥ दिव्यकुंडलभूषाढ्याःसमानावयवास्तथा ॥ २३ ॥ तेऽब्रुवन्सहिताःसर्वेवृणीष्ववरवर्णिनि ॥ अस्माकमीप्सितंभद्रेपतिंत्वममलानने ॥ २४ ॥ यस्मिन्वाप्यधिकाप्रीतिस्तंवृणुष्ववरानने ॥ व्यासउवाच ॥ सादृष्ट्वातुल्यरूपांस्तान्समानवयसस्तथा ॥२५॥ एकस्वरांस्तुल्यवेषांस्त्रीन्वैदेवसुतोपमान् ॥ सातुसंशयमापन्नावीक्ष्यतान्सदृशाकृतीन् ॥ २६ ॥ अजानतीपतिंसम्यग्व्याकुलासमचिंतयत् ॥ किंकरोमित्रयस्तुल्याःकंवृणोमिनवेद्म्यहम् ॥ २७॥ पतिंदेवसुताह्येतेसंशयेपतिताऽस्म्यहम् ॥ इंद्रजालमिदंसम्यग्देवाभ्यामिहकल्पितम् ॥ २८॥ कर्तव्यंकिंमयाचाऽत्रमरणंसमुपागतम् ॥ नमयापतिमुत्सृज्यवरणीयःकथंचन ॥ २९ ॥ देवस्त्वाधुनिकःकश्चिदित्येषाममधारणा ॥ इतिसंचिंत्यमनसापरांविश्वेश्वरीशिवाम् ॥ ३० ॥

संशययुक्त हुई ॥ २६॥ वह राजकन्या अपने पतिको न पहॅचानकर अत्यन्त व्याकुल हो चिन्ता करने लगी इस समय मैं क्या करूं! तीनोंका अवयव एकप्रकार हैं अतएव अब किसको वरण करूं ॥२७॥ इनमें कौन पति है यह मै नहीं जानती बोध होता है कि, यह सब देवताओंके पुत्र है अथवा उन दोनो देवकुमारोने इस स्थानमें निश्चय इन्द्रजाल फैलाया है जो हो मै इस समय विषम संशयमें पडी हूं ॥ २८ ॥ मै पतिको त्याग कर अन्य किसीको कभी वरण न करूंगी. अतएव मेरा मरण उपस्थित है अब मुझको क्या करना चाहिये ॥ २९ ॥ अब जो तीसरी मूर्ति देखती हूं बोध होता है कि यह भी कोई देवपुत्र हैं । इसप्रकार मनमें चिन्ताकर निश्चय किया कि, अब मै उन्हीं पराप्रकृति विश्वेश्वरी शिवाकी आराधना करूं ॥ ३० ॥

तब कृशोदरीराजकुमारी देवीभगवतीका स्तव करने लगी सुकन्याने कहा हे जगन्मातः ! मैंने अत्यन्त दुःखमें गिरकर आपकी शरण ली है ॥ ३१ ॥ आपके दोनों चरणोंमें प्रणाम करती हूं आप अब मेरे सतीत्वधर्मकी रक्षा कीजिये. हे देवि ! आप कमलसे उत्पन्न हुई हैं आपको नमस्कार करती हूं आप शंकरकी प्रियतमा ॥ ३२ ॥ एवं विष्णुप्रिया लक्ष्मी और आपही वेदमाता सरस्वती है. अतएव आपको नमस्कार करती हूं स्थावरजङ्गमात्मक यह जगन्मण्डल आपनेही उत्पन्न किया है ॥ ३३ ॥ और अव्यग्रचित्तसे उसका प्रतिपालन करती है और सम्पूर्ण लोकोंके शान्तिकी इच्छासे उसको ग्रास करती हैं अधिक क्या आपही ब्रह्मा विष्णु और महेश्वरकी परमपूजनीय जननी हैं ॥ ३४ ॥ आपही ज्ञानहीन मूर्खोंको बुद्धि और ज्ञानियोंको सदा भक्ति देती हैं आपही पुरुषोंकी प्रियदर्शन पूर्ण आद्या प्रकृति हैं ॥ ३५ ॥ जिन प्राणियोंकी आत्मा पवित्र हुई है आपही उनको भोग और मुक्तिप्रदान करती है, जो अत्यन्त ज्ञानहीन हैं उनको दुःख और जो सत्वगुणाश्रित जीव हैं उनको सुख देती है ॥ ३६ ॥ हे मातः ! आपही योगियोंको सिद्धि कीर्ति और जयप्रदान करती हैं; इस समय मैंने विस्मयसागरमें पतित होकर आपकी शरण ग्रहण की है ॥ ३७ ॥ हे मातः ! इन दोनों देवताओंने कपटाचरण किया है, मैं इससे मोहित होकर किसको वरणकरूं ? यह स्थिर नहीं करसक्ती अतएव मैं शोक सागरमें निमग्न हुई हूं आपही मुझे मेरे पतिको दिखाकर उद्धार कीजिये ॥ ३८ ॥ हे सर्वज्ञे ! मेरे सतीव्रतको जानकर जिससे पतिका दर्शन प्राप्तकरूं आप वही कीजिये. व्यासजीने कहा हे महाराज ! सुकन्याके इसप्रकार स्तवसे परितुष्ट होकर देवी त्रिपुरसुन्दरीने ॥ ३९ ॥ तब उसके हृदयमें सुखकर तत्त्वज्ञान प्रदान किया तब तीनोंका अवयव और सौन्दर्य समान होनेपरभी ॥ ४० ॥ उस पतिव्रता बालाने उनको देखतेही मनमें निर्णयकर अपने पतिकोही वरण किया सुकन्याके

दध्यौभगवती देवींतुष्टावचकृशोदरी ॥ सुकन्योवाच ॥ शरणंत्वांजगन्मातःप्राप्ताऽस्मिभृशदुःखिता ॥ ३१ ॥ रक्षमेऽद्यसतीधर्मंनमामिचरणौ तव ॥ नमःपद्मोद्भवेदेविनमःशंकरवल्लभे ॥ ३२ ॥ विष्णुप्रियेनमोलक्ष्मिवेदमातःसरस्वति ॥ इदंजगत्त्वयासृष्टंसर्वंस्थावरजंगमम् ॥ ३३ ॥ पासित्वमिदमव्यग्रातथाऽत्सिलोकशांतये ॥ ब्रह्मविष्णुमहेशानांजननीत्वंसुसंमता ॥ ३४ ॥ बुद्धिदाऽसित्वमज्ञानांज्ञानिनांमोक्षदासदा ॥ आद्यात्वंप्रकृतिःपूर्णापुरुषप्रियदर्शना ॥ ३५ ॥ भुक्तिमुक्तिप्रदाऽसित्वंप्राणिनांविशदात्मनाम् ॥ अज्ञानांदुःखदाकामंसत्त्वानांसुखसाधना ॥ ३६ ॥ सिद्धिदायोगिनामंबजयदाकीर्तिदापुनः ॥ शरणंत्वांप्रपन्नाऽस्मिविस्मयंपरमंगता ॥ ३७ ॥ पतिंदर्शयमेमातर्मग्नाऽस्मिञ्छोक सागरे ॥ देवाभ्यांचरितंकूटंकंवृणोमिविमोहिता ॥ ३८ ॥ पतिंदर्शयसर्वज्ञेविदित्वापेसतीव्रतम् ॥ व्यासउवाच ॥ एवंस्तुतातदादेवीतथा त्रिपुरसुंदरी ॥ ३९ ॥ हृदयेऽस्यास्तदाज्ञानंददावाशुसुखोदयम् ॥ निश्चित्यमनसातुल्यवयोरूपधरान्सती ॥ ४० ॥ प्रसमीक्ष्यतुतान्सर्वा न्वव्रेबालास्वकंपतिम् ॥वृतेऽथच्यवनेदेवौसंतुष्टौतौबभूवतुः ॥ ४१ ॥

जब च्यवनकोही वरणकिया तब उसको देखकर वह दोनो देवता परम सन्तुष्ट हुए ॥ ४१॥ दोनों देवता भगवतीके प्रसादसे प्रसन्न हुए थे इसके पीछे फिर सतीधर्म देखनेसे परम प्रसन्न हो उसको वर दिया ॥४२॥ वह दोनों, मुनिवरकी स्तुति करके शीघ्र अपने स्थानको जानेके लिये उद्यत हुए किन्तु च्यवन उनके अनुग्रहसे रूप यौवन और भार्या प्राप्तकर सन्तुष्ट हुए थे ॥ ४३ ॥ अतएव उन महातेजा मुनिने दोनो अश्विनीकुमारोंसे कहा हे महानुभाव! सुरयुगल आपने मेरा विशेष उपकार किया है ॥ ४४ ॥ इस प्रकार सुकेशी भार्या पाकरभी मुझको प्रतिदिन दुःखही होता था! किन्तु आपकी कृपासे इस असुखमय संसारमे जो कुछ सुख पाया है वह नहीं कहसक्ता ॥ ४५ ॥ मैं अत्यन्तवृद्ध और नेत्रविहीन होकर भोगरहित हुआ था परन्तु आपनेही वनमें आय मुझको नेत्र यौवन और अद्भुत सौन्दय प्रदानकिया ॥४६॥ अतएव हे दोनों देवताओ! मै आपका किंचित् प्रत्युपकार करनेकी इच्छा करता हूं जो पुरुष उपकारी मित्रका कुछभी उपकार

सतीधर्मंसमालोक्यसंप्रीतौददतुर्वरम् ॥ भगवत्याःप्रसादेनप्रसन्नौतौसुरोत्तमौ॥४२॥ मुनिमामंत्र्यतरसागमनायोद्यतावुभौ ॥ लब्ध्वातुच्यवनो रूपंनेत्रेभार्यांचयौवनम्॥४३॥हृष्टोऽब्रवीन्महातेजास्तौनासत्याविदंवचः॥उपकारःकृतोऽयंमेयुवाभ्यांसुरसत्तमौ॥४४॥ किंब्रवीमिसुखंप्राप्तंसं सारेऽस्मिन्ननुत्तमे॥प्राप्यभार्यांसुकेशांतांदुःखंमेऽभवदन्वहम् ॥४५॥ अंधस्यचाऽतिवृद्धस्यभोगहीनस्यकानने ॥ युवाभ्यांनयनेदत्तेयौवनंरूप मद्भुतम्॥४६॥संपादितंततः किंचिदुपकर्तुमहंब्रुवे॥उपकारिणिमित्रेयोनोपकुर्यात्कथंचन॥४७॥ तंधिगस्तुनरंदेवौभवच्चऋणवान्भुवि ॥ तस्मा द्वांवांछितंकिंचिद्दातुमिच्छामिसांप्रतम् ॥४८॥ आत्मनोऋणमोक्षायदेवेशौनूतनस्यच॥प्रार्थितंवांप्रदास्यामियद्लभ्यंसुरासुरैः ॥ ४९ ॥ ब्रुवा थांवांमनोदिष्टंप्रीतोस्मिसुकृतेनवाम् ॥ श्रुत्वातौतुमुनेर्वाक्यमभिमंत्र्यपरस्परम् ॥ ५० ॥ तमूचतुर्मुनिश्रेष्ठंसुकन्यासहितंस्थितम् ॥ मुनेपितुः प्रसादेनसर्वनोमनसेप्सितम् ॥ ५१ ॥ उत्कंठासोमपानस्यवर्ततेनौसुरैःसह ॥ भिषजावितिदेवेननिषिद्धौचमखग्रहे ॥ ५२ ॥

नहीं करते ॥ ४७ ॥ उनको धिक्कार है विशेषकर वह पुरुष पृथ्वीमे सदा ऋणी होते हैं. अतएव आप इस समय जो इच्छा करैं मेरी वही देनेकी इच्छा है॥४८॥ हे दोनो देवताओ! आप जिसकी इच्छा करैं यह यदि देवता अथवा असुरोको भी दुर्लभ हो तोभी नवीन देहका ऋण छुडानेके लिये मै वही आपको दूंग ॥ ४९ ॥ मै आपके सत्कार्यसे परमपरितुष्ट हुआ हूं अतएव तुम मनका अभिलाष कहो. उन्होंने मुनिवर च्यवनके इसप्रकार वचन सुन परस्पर परामर्श की ॥५०॥ फिर सुकन्याके सहित एकत्र बैठे हुए मुनिवर च्यवनसे कहा हे महर्षे! पिताके अनुग्रहसे हमने अभिलाषित सम्पूर्ण वस्तु प्राप्त की है तथापि देवताओंके सहित एकत्र सोमपान अतिदुर्लभ जानकर उसमेंही बलवती हमारी इच्छा रहती है ॥ ५१ ॥ कनकाचलमें ब्रह्माके विस्तीर्ण यज्ञकालके समय सुरराज

इन्द्रने भिषक् कहकर हमको सोमपान करनेसे निषेध किया है ॥५२॥ अतएव हे धर्मज्ञ तापसवर ! आप यदि अनुग्रहपूर्वक यह कार्य करनेमें समर्थ हों तो हमारा
अत्यन्त प्रिय और अभिलषितकार्य साधन कीजिये ॥५३॥ हे ब्रह्मन् ! आप वांछित सब विषय जानसक्ते है इस समय हमको देवताओंके सहित सोमपायी कीजिये
हमको यह पिपासा अत्यन्त बलवती रहती है आप वह देकर तृप्त करसक्ते हैं इसी कारण आपसे निवेदन किया ॥५४॥ दोनों अश्विनीकुमारोंका यह वचन सुनकर
महर्षि च्यवन प्रीतिसहित उनसे अतिकोमल वचन कहनेलगे॥५५॥हे सुरद्वय ! मैं अन्धा जरातुर वृद्ध था किन्तु आपके अनुग्रहसे रूपवान् पुरुष हुआ हूं विशेष
कर आपकी ही कृपासे फिर भार्या प्राप्त हुई है॥५६॥अतएव देवराज इन्द्रके सामने प्रीतिसहित आपको सोमपायी करूंगा यह मैं सत्य कहता हूं॥५७॥ अमि
तद्युति महाराज शर्यातिके यज्ञमें तुम्हारा अभिलाष पूरा होगा. वह दोनों अश्विनीकुमार मुनिवरके यह बचन सुन परम सन्तुष्ट हो॥५८॥सुरलोकको चलेगये और

शक्रेणविततेयज्ञेब्रह्मणःकनकाचले॥तस्मात्त्वमपिधर्मज्ञयदिशक्तोसितापस ॥५३॥ कार्यमेतद्धिकर्तव्यंवांछितंनौसुसंमतम् ॥ एतद्विज्ञायवाब्रह्म
न्कुरुवांसोमपायिनौ ॥ ५४ ॥ पिपासाऽस्तिसुदुष्प्रापात्वत्तःसमुपयास्यति ॥ च्यवनस्तुतयोःप्राहतच्छ्रुत्वावचनंमृदु ॥ ५५ ॥ यदहंरूप
संपन्नोवयसाचसमन्वितः ॥ कृतोभवद्भ्यांवृद्धःसन्भार्यांचप्राप्तवानिति ॥ ५६ ॥ तस्माद्युवांकरिष्यामिप्रीत्याऽहंसोमपायिनौ ॥ मिषतोदेव
राजस्यसत्यमेतद्ब्रवीम्यहम् ॥ ५७ ॥ राज्ञस्तुविततेयज्ञेशर्यातेरमितद्युतेः ॥ इत्याकर्ण्यवचोहृष्टौतौदिवंप्रतिजग्मतुः ॥ ५८ ॥ च्यवनस्तांगृ
हीत्वातुजगामाश्रममंडलम् ॥५९ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेपञ्चमोध्यायः ॥५॥ जनमेजयउवाच ॥ च्यवनेनकथंवैद्यौतौकृ
तौसोमपायिनौ ॥ वचनंचकथंसत्यंजातंतस्यमहात्मनः ॥ १ ॥मानुषस्यबलंकीदृग्देवराजबलंप्रति ॥ निषिद्धौभिषजौतेनकृतौतौसोमपायि
नौ ॥ २ ॥ धर्मनिष्ठौतदाश्चर्यंविस्तरेणवदप्रभो ॥ चरितंच्यवनस्याद्यश्रोतुकामोऽस्मिसर्वथा ॥ ३ ॥ व्यासउवाच ॥ निशामयमहाराज
चरितंपरमाद्भुतम् ॥ च्यवनस्यमखेतस्मिञ्छर्यातेर्भुविभारत ॥ ४ ॥

मुनिवर च्यवनभी उस कन्याको ले अपने आश्रममें आये ॥ ५९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ जनमे
जयने कहा हे मुनिवर ! महर्षि च्यवनने उन दोनो देवताओंको किसप्रकार सोमपानमें अधिकारी किया था ! अथवा उन महात्मा मुनिवरका वचन किस प्रकार
सत्य हुआ था ? ॥१॥ देवराज इन्द्रके बलके निकट मनुष्यका बल अतिसामान्य है इसपरभी इन्द्रके निषेधकरनेपर उन्होने उन दोनो देववैद्योको सोमपानमे अधि
कार प्रदान किया था॥२॥यह अत्यन्त आश्चर्यका विषय है ! अतएव हे धर्मनिरत ! हे प्रभो ! इससमय आप च्यवन महर्षिका चरित्र विस्तारपूर्वक वर्णन कीजि
ये इसको श्रवण करनेके लिये मेरी अत्यन्त इच्छा है ॥३॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! पृथ्वीपर राजा शर्यातिके उस वीस्तीर्ण यज्ञमें च्यवन ऋषिने अत्यन्त

अद्भुत कार्य किया था. हे भारत ! मैं उनका वही परम अद्भुतचरित्र वर्णन करता हूं सावधान होकर उसको सुनिये ॥४॥ देवताकी समान तेजयुक्त महर्षि च्यवन देवकन्याओंकी समान उस सुन्दरी सुकन्याको पायकर परमप्रीति एवं प्रसन्न चित्तसे उसके संग विहार करने लगे॥५॥अनन्तर एक समय राजा शर्यातिकी प्रियतम भार्या कन्याकी चिन्ता कर अत्यन्त कातर हो कम्पायमान शरीरसे रोदन करते करते अपने पतिसे कहने लगी ॥ ६ ॥ हे राजन् ! आपने अन्धे मुनि च्यवनको कन्या दान की किन्तु वह वनवासिनी कन्या जीवित है अथवा मरगई विशेषकर उसे एकवार खोजना आपको उचित है ॥७॥ हे नाथ ! वह सुन्दरी कन्या ऐसे अन्धे पतिको पायकर क्या करती है ? उसको देखनेके लिये आप उन मुनिवरके आश्रममे अभी जाइये ॥ ८ ॥ हे राजर्षे ! कन्याका दुःख विचार कर मेरा हृदय सर्वदा दुःखानलमें दग्ध होता है वह विशाललोचना तपस्याके क्लेशसे अवश्यही क्षीणाङ्गी होगई होगी अतएव सुकन्याको शीघ्र मेरे निकट लाओ ॥ ९ ॥ जरातुर

सुकन्यांसुंदरींप्राप्यच्यवनःसुरसन्निभः ॥ विजहारप्रसन्नात्मादेवकन्यामिवाऽमरः ॥ ५ ॥ कदाचिदथशर्यातिभार्याचिंतातुराभृशम् ॥ पतिंप्राहवेपमानावचनंरुदतीप्रिया ॥ ६ ॥ राजन्पुत्रीत्वयादत्तामुनयेंधायकानने ॥ मृताजीवतिवासातुद्रष्टव्यासर्वथात्वया ॥७॥ गच्छनाथमुनेस्तावदाश्रमंद्रष्टुमादरात् ॥ किंकरोतिसुकन्यासाप्राप्यनाथंतथाविधम् ॥ ८ ॥ पुत्रीदुःखेनराजर्षेदग्धास्मिसर्वथाहृदि ॥ तामानयविशालाक्षींतपःक्षामांमदंतिके ॥ ९ ॥पश्यामिसर्वथापुत्रींकृशांगींवल्कलावृताम् ॥ अंधंपतिसमासाद्यदुःखभाजंकृशोदरीम् ॥१०॥ शर्यातिरुवाच ॥ गच्छामोऽद्यविशालाक्षिसुकन्यांद्रष्टुमादरात् ॥ प्रियपुत्रींवरारोहेमुनिंतंसंशितव्रतम् ॥ ११ ॥ व्यासउवाच ॥ एवमुक्तातुशर्यातिःकामिनींशोकसंकुलाम् ॥ जगामरथमारुह्यत्वरितश्चाऽऽश्रमंमुनेः॥ १२ ॥ गत्वाऽऽश्रमसमीपेतुतमपश्यन्महीपतिः ॥ नवयौवनसंपन्नंदेवपुत्रोपमंमुनिम् ॥ ॥ १३ ॥ तंविलोक्याऽमराकारंविस्मयंनृपतिर्गतः ॥ किंकृतंकुत्सितंकर्मपुत्र्यालोकविगर्हितम् ॥ १४ ॥ निहतोऽसौमुनिर्वृद्धस्त्वनयान्यःपतिःकृतः ॥ कामपीडितयाकामंप्रशांतोऽप्यतिनिर्धनः ॥ १५ ॥

अन्धे पतिको पाय वह सदाही दुःख भोगती है अतएव क्लेशसे कृश और क्षीण होनेकी सम्भावना है सुतरां वल्कल पहरनेवाली कृशोदरी कुमारीको एकवार मेरी देखनेकी इच्छा है ॥ १० ॥ शर्यातिने कहा हे विशालाक्षि ! प्रियतनया सुकन्या और शंसितव्रत उन मुनिवरको देखनेके लिये अभी आदरपूर्वक मैं वहां जाता हूं ॥ ११ ॥ व्यासजीने कहा हे राजेन्द्र ! महाराज शर्याति शोकाकुल भार्यासे यह कह रथपर चढ शीघ्र मुनिवर च्यवनके आश्रमकी ओर चले ॥१२॥महीपति शर्यातिने आश्रमके समीप पहुँचकर नवयौवनसम्पन्न देवपुत्रकी समान च्यवनको देखा॥१३॥तब नरपति देवताओंकी समान उनका अंग देखकर अत्यन्त आश्चर्य युक्त हो मनमें चिन्ता करने लगे मेरी इस कन्याने क्या जनसमाजनिन्दनीय कुत्सित कार्य किया है ॥ १४॥ वह मुनिवर अत्यन्त शान्तस्वभाव निर्धन और वृद्ध

थे अतएव कन्याने कामशरसे कातर हो उनको मार इच्छानुसार दूसरा पति किया है इसमें सन्देह नहीं ॥ १५ ॥ पुष्पधन्वा कामदेव स्वभावसेही दुःसह है विशेषकर फिर यौवनकालके समय अत्यन्त दुःसह होजाता है अतएव इस कन्याने कामबाणके वशीभूत हो सुमहान मनुके विमलकुलमें घोर कलंक लगाया है॥ १६॥ इस लोकमें जिसकी कन्या खोटे चरित्रोंवाली है उसके जीवनको धिक्कार है. बोध होता है कि, सम्पूर्ण पापोंका दुःख भोगनेके लिये देहीगणोंके कन्या उत्पन्न होती है ॥ १७॥ परन्तु मैंने स्वार्थसिद्धिके लिये क्या अनुचित कार्य किया है यत्नसहित उपयुक्त पात्रकोही कन्या दान करना पिताका अवश्य कर्तव्य है किन्तु मैंने जान सुनकर भी जरातुर अन्धे तापसको कन्या दान की है॥ १८॥अतएव मैंने जिस प्रकार कार्य किया है उसके अनुसार फल अवश्यही होगा इसमेंफिर क्या सन्देह है॥ १९॥मेरी कन्याने कुचारित्र हो पापकार्यका अनुष्ठान किया है अतएव अब यदि इस निमित्त कन्याको मारूं तो अवश्य स्त्रीहत्याजनित पाप मुझको

दुःसहोऽयंपुष्पधन्वाविशेषेणचयौवने ॥ कुलेकलंकःसुमहानानयामानवेकृतः॥ १६॥ धिक्तस्यजीवितंलोकेयस्यपुत्रीहिकुत्सिता ॥ सर्वपापैस्तु दुःखायपुत्रीभवतिदेहिनाम् ॥१७॥ मयात्वनुचितंकर्मकृतंस्वार्थस्यसिद्धये ॥ वृद्धायांधाययादत्तापुत्रीसर्वात्मनाकिल ॥ १८ ॥ कन्यायोग्या यदातव्यापित्रासर्वात्मनाकिल॥तादृशंहिफलंप्राप्तंयादृशंवैकृतंमया ॥१९॥ हन्मिचेदद्यतनयांदुःशीलांपापकारिणीम्॥स्त्रीहत्यादुस्तरास्यान्मे तथापुत्र्याविशेषतः ॥२०॥मनुवंशस्तुविख्यातःसकलंकःकृतोमया ॥ लोकापवादोबलवान्दुस्त्याज्यास्नेहशृंखला॥२१॥ किंकरोमीतिचिंता ध्यौयदामग्नःसपार्थिवः॥सुकन्ययातदादैवाद्दृष्टश्चिताकुलःपिता ॥ २२ ॥ सादृष्ट्वातंजगामाऽऽशुसुकन्यापितुरंतिके॥ गत्वापप्रच्छभूपालंप्रेम पूरितमानसा ॥ २३ ॥ किंविचारयसे राजंश्चिताव्याकुलितानन: ॥ उपविष्टंमुनिंवीक्ष्ययुवानमंबुजेक्षणम् ॥ २४ ॥ एह्येहिपुरुषव्याघ्रप्रणम स्वपतिंमम ॥ माविषादंनृपश्रेष्ठसांप्रतंकुरुमानव ॥ २५ ॥

स्पर्श करेगा विशेषकर इससे मुझको कन्याकी हत्याका भी पाप होगा॥ २०॥इधर जिसप्रकार लोकापवाद अत्यन्त बलवान् है इसी प्रकार स्नेहशृंखलाभी दुश्छेद्य है तो इस प्रकार संकटस्थलमें कार्य निर्णय करना मेरी समान मनुष्यकी बुद्धिके अगोचर है.तात्पर्य यह है कि,मुझसेही विख्यात मानववंश कलंकित हुआ ॥ २१॥ राजा शर्याति जब किंकर्तव्यमूढ हो चिन्ता कररहे थे तब सुकन्याने दैवयोगसे उन चिन्तासागरमें डूबेहुए पिताको देखा॥ २२॥उनको देखकर सुकन्या तत्काल पिताके समीप गई और उनके समीप जाय प्रीतिपूर्ण हृदय हो भूपतिसे पूछा॥ २३॥हे राजन्!यह जो मुनिवर विराजमान हैं इनका रूप यौवन और कमलके समान सुन्दर नेत्र देखकर आपका मुखमण्डल चिन्तासे मलिन क्यों हुआ है।हे पितः । आप मनमें क्या चिंता करते हैं॥ २४॥हे पितः।तुमने विख्यात मनुके वंशमे

जन्म ग्रहण किया है विशेषकर आप पुरुषोंमे प्रधान हैं अतएव आपकी समान महात्माओंको सहसा दुःखित होना उचित नहीं है. हे राजेन्द्र।आप शीघ्र आनकर मेरे पतिको प्रणाम कीजिये ॥ २५ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज । कन्याके यह वचन सुन राजा शर्यातिने क्रोधसे अत्यन्त अधीर हो सन्मुखस्थित कन्यासे कहा ॥ ॥ २६ ॥ राजा बोले हे पुत्रि । तापसप्रधान वह जरातुर अन्धे च्यवन मुनि कहां और यह मदोन्मत्त युवा कहां इस विषयका मेरे मनमे महान् सन्देह उपस्थित हुआ है॥२७॥हे पापीयसि । तैंने कुकार्यमें निरत हो क्या मुनिवर च्यवनको मारडाला है रे कुलकलंकिनि । तैंने कामके वशीभूत हो क्या नूतन पति ग्रहण किया है उन मुनिवरको आश्रममें न देखकर मैं इसप्रकार चिन्तासे व्याकुल हुआ हूं ॥ २८ ॥ २९ ॥ रे दुराचारे ! अब महर्षि च्यवनको नहीं देखता किन्तु इस दिव्य पुरुषको देखता हूं अवश्य तेरे कुव्यवहारसेही मैं इसप्रकार चिन्तारूपी समुद्रमें निमग्न हुआ हूं ॥ ३० ॥ तब सुकन्या पिताके वचन सुनकर

व्यासउवाच ॥ इतिपुत्र्यावचःश्रुत्वाशर्यातिःक्रोधपीडितः ॥ प्रोवाचवचनंराजापुरःस्थांतनयांततः ॥ २६ ॥ राजोवाच ॥ क्वमुनिश्च्यवनःपुत्रिवृद्धोंधस्तापसोत्तमः ॥ कोयंयुवामदोन्मत्तःसंदेहोत्रमहान्मम ॥ २७ ॥ मुनिःकिंनिहतःपापेत्वयादुष्कृतकारिणि ॥ नूतनोऽसौपतिःकामात्कृतःकुलविनाशिनि ॥ २८ ॥ सोऽहंचितातुरस्तंनपश्याम्याश्रमसंस्थितम् ॥ किंकृतंदुष्कृतंकर्मकुलटाचरितंकिल ॥ २९ ॥ निमग्नोऽहंदुराचारेशोकाब्धौत्वत्कृतेऽधुना ॥ दृष्ट्वैनंपुरुषंदिव्यमदृष्ट्वाच्यवनंमुनिम् ॥ ३० ॥ विहस्यतमुवाचाऽऽशुसाश्रुत्वावचनंपितुः ॥ गृहीत्वाऽनीयपितरंभर्तुरंतिकमादरात् ॥ ३१ ॥ च्यवनोऽसौमुनिस्तातजामातातेनसंशयः ॥ अश्विभ्यामीदृशःकांतःकृतःकमललोचनः ॥ ॥ ३२ ॥ यदृच्छयाऽत्रसंप्राप्तौनासत्यावाश्रमेमम ॥ ताभ्यांकरुणयानूनंच्यवनस्तादृशःकृतः ॥ ३३ ॥ नाहंतवसुतातातथास्यांपापकारिणी ॥ यथात्वंमन्यसेराजन्विमूढोरूपसंशये ॥३४॥ प्रणमत्वंमुनिंराजन्भार्गवंच्यवनंपतः॥ आपृच्छकारणंसर्वंकथयिष्यतिविस्तरम् ॥३५॥

हँसी और आदरपूर्वक उनको शीघ्र स्वामीके निकट लेजाकर कहा ॥ ३१ ॥ हे तात । यह आपके जामाता च्यवन मुनि हैं इसमें सन्देह नहीं दोनो अश्विनीकुमारोंने दयाके वश होकर इनको ऐसी कमनीय कान्ति और कमलके समान मनोहर नेत्र प्रदान किये है ॥ ३२ ॥ अश्विनीकुमार इच्छानुसार मेरे इस स्थानमें आये थे, उन्होने करुणाके वश हो च्यवनको ऐसा रूपवान् करदिया है इसमें सन्देह नहीं ॥ ३३ ॥ हे राजन् ! आप च्यवनका रूप देखकर संशययुक्त और विमोहित हो "मैंने कुकार्य किया है" इसप्रकार जानते हो. हे तात ! आप जानिये कि, मै आपकी पापकारिणी कन्या नहीं हूं ॥ ३४ ॥ हे पितः । आप भृगुनन्दन च्यवन मुनिको प्रणाम कीजिये हे राजन् ! आपके उनसे इसका कारण पूछनेपर वह आपसे आनुपूर्वीसे सम्पूर्ण वृत्तान्त विस्तारसहित वर्णन करेंगे ॥३५॥

राजा शर्याति, कन्याके इसप्रकार वचन सुन तत्काल मुनिवरके समीप जाय उनको प्रणामकर आदरपूर्वक पूछने लगे ॥ ३६ ॥ राजा शर्याति बोले हे भृगुन-
न्दन ! आपको किसप्रकार ऐसे दोनों नेत्र प्राप्त हुए अथवा आपका बुढापा कहां चलागया आप शीघ्र अपना आनुपूर्विक वृत्तान्त वर्णन कीजिये ॥ ३७ ॥ हे
ब्रह्मन् ! आपका अत्यन्त सुन्दररूप देखकर मुझको महान् संशय उपस्थित हुआ है अतएव आप अपना विवरण विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये मैं उसको सुनकर
अत्यन्त सुखी हूंगा इसमें सन्देह नहीं ॥ ३८ ॥ च्यवन मुनि बोले हे नृपसत्तम ! देववैद्य दोनो अश्विनीकुमार कार्यवश इस स्थानमें आये थे उन्होंने कृपाके
वशीभूत होकर मेरा यही उपकार किया है ॥ ३९ ॥ उसी उपकारके कारण मैंने उनको वर दिया है कि, राजा शर्यातिके अग्निष्टोम यज्ञमें आपको सोमपायी
करूंगा ॥ ४० ॥ इसप्रकार मुझको विमलनेत्र और अभिनवयौवन प्राप्त हुआ है अतएव हे महाराज ! आप सावधान होकर पवित्र यज्ञीय आसनपर विराजमान

इतिश्रुत्वावचःपुत्र्याःशर्यातिस्त्वरितस्तदा ॥ प्रणनाममुनिंतत्रगत्वापप्रच्छसादरम् ॥ ३६ ॥ राजोवाच ॥ कथयस्वस्ववृत्तांतंभार्गवाऽ
शुयथोचितम् ॥ नयनेचकथंप्राप्तेक्वगतातेजरापुनः ॥ ३७ ॥ संशयोऽयंमहान्मेऽस्तिरूपंदृष्ट्वाऽतिसुंदरम् ॥ वदविस्तरतोब्रह्मञ्छ्रुत्वाऽहं
सुखमाप्नुयाम् ॥ ३८ ॥ च्यवनउवाच ॥ नासत्यावत्रसंप्राप्तौदेवानांभिषजावुभौ ॥ उपकारःकृतस्ताभ्यांकृपयानृपसत्तम ॥ ३९ ॥ मयाता
भ्यांवरोदत्तउपकारस्यहेतवे ॥ करिष्यामिमखेराज्ञोभवंतौसोमपायिनौ ॥ ४० ॥ एवंमयावयःप्राप्तंलोचनेविमलेतथा ॥ स्वस्थोभवमहाराज
संविशस्वाऽऽसनेशुभे ॥ ४१ ॥ इत्युक्तःसतुविप्रेणसभार्यःपृथिवीपतिः ॥ सुखोपविष्टःकल्याणीःकथाश्चक्रेमहात्मना ॥ ४२ ॥ अथैनंभार्ग
वःप्राहराजानंपरिसांत्वयन् ॥ याजयिष्यामिराजंस्त्वांसंभारानुपकल्पय ॥ ४३ ॥ मयाप्रतिश्रुतंताभ्यांकर्तव्यौसोमपौयुवाम् ॥ तत्कर्तव्यंनृ
पश्रेष्ठतवयज्ञेऽतिविस्तरे ॥ ४४ ॥ इंद्रंनिवारयिष्यामिक्रुद्धंतेजोबलेनवै ॥ पाययिष्यामिराजेंद्रसोमंसोममखेतव ॥ ४५ ॥ ततःपरमसंतुष्टःश
र्यातिःपृथिवीपतिः ॥ च्यवनस्यमहाराजतद्वाक्यंप्रत्यपूजयत् ॥ ४६ ॥

हूजिये ॥ ४१ ॥ विप्रवर च्यवनमुनिके इस प्रकार कहनेपर फिर पृथ्वीपति शर्याति और उनकी प्रियतमा महिषी परमसुखसे विराजमान हुए और उन महानु
भाव मुनिवरके संग कल्याणकर कथोपकथन करनेलगे ॥ ४२ ॥ अनन्तर भार्गवश्रेष्ठ च्यवन राजाको भलीप्रकार समझाकर कहने लगे हे राजन् ! मैं आप
का यज्ञकार्य सम्पादन करूंगा अतएव आप यज्ञीय सामग्री सम्भार आयोजन कीजिये ॥ ४३ ॥ मैं दोनों अश्विनीकुमारोंके निकट प्रतिज्ञा करचुकाहूं कि, तुमको
अवश्य सोमपायी करूंगा. अतएव हे नृपवर ! आपके विस्तीर्ण यज्ञमें मुझको यह कार्य सम्पन्न करना होगा ॥ ४४ ॥ हे राजेन्द्र ! इन्द्रके कुपित होनेपरभी
मैं तपोबलके प्रभावसे उनको निवारण कर आपके अग्निष्टोम यज्ञमें उनको सोमपान कराऊंगा ॥ ४५ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! तदनन्तर पृथ्वीमति
शर्याति परमसन्तुष्ट हो च्यवन मुनिके उन वचनोंका अनुमोदन करने लगे ॥ ४६ ॥

राजा च्यवनका सन्मान देखकर अत्यन्त प्रसन्नमनसे भार्य्याके सहित मुनिवरकी बात कहते कहते नगरकी ओर चले ॥ ४७ ॥ उन राजाके किसी अभिलषित
धनरत्नादिकी कमी नहीं थी अतएव मुनिवरकी आज्ञानुसार उन्होने यज्ञ करनेके श्रेष्ठ दिनमे अत्युत्तम यज्ञभूमि प्रस्तुत कराई ॥४८॥ अन्तमें भृगुनन्दन च्यवनने
वसिष्ठइत्यादि पूज्यपाद मुनियोंको बुलाकर पृथ्वीपति शर्यातिको उस यज्ञमें दीक्षित किया ॥४९॥ वह विस्तृतयज्ञ आरम्भ होनेपर इन्द्रादि देवतालोग और दोनों
अश्विनीकुमार सोमपान करनेके लिये उस स्थलमें आये ॥ ५० ॥ किन्तु इन्द्र उस यज्ञमण्डपमें दोनों अश्विनीकुमारोंको, देखकर शंकित हो सम्पूर्ण देवताओंसे
पूँछनेलगे यह किस कारणसे इस स्थानमें उपस्थित हुए है ? ॥ ५१ ॥ यह चिकित्सक हैं अतएव कभी सोमपानके योग्य पात्र नहीं हैं तब कौन पुरुष इस

संमान्यच्यवनंराजाजगामनगरंप्रति॥सभार्यश्चाऽतिसंतुष्टःकुर्वन्वार्तांमुनेःकिल ॥४७॥ प्रशस्तेऽहनियज्ञीयेसर्वकामसमृद्धिमान्॥ कारयामास
शर्यातिर्यज्ञायतनमुत्तमम् ॥ ४८ ॥ समानीयमुनीन्पूज्यान्वसिष्ठप्रमुखानसौ ॥ भार्गवोयाजयामासच्यवनःपृथिवीपतिम्॥४९॥वितततेतुतथा
यज्ञेदेवाःसर्वेसवासवाः ॥ आजग्मुश्चाऽश्विनौतत्रसोमार्थमुपजग्मतुः ॥ ५० ॥ इंद्रस्तुशंकितस्तत्रवीक्ष्यतावश्विनावुभौ ॥ पप्रच्छचसुरान्सर्वा
न्किमेतौसमुपागतौ॥५१॥चिकित्सकौनसोमार्हौकेनाऽनीताविहेतिच॥नाऽब्रुवन्नमरास्तत्रराज्ञस्तुवितततेमखे ॥५२॥ अगृह्णाच्च्यवनःसोममश्वि
नोर्देवयोस्तदा॥ शक्रस्तंवारयामासमागृहाणेतयोर्ग्रहम् ॥५३॥ तमाहच्यवनस्तत्रकथमेतौरवेःसुतौ ॥ नग्रहार्हौचनासत्यौब्रूहिसत्यंशचीपते
॥ ५४ ॥ नसंकरौसमुत्पन्नौधर्मपत्नीसुतौरवेः ॥ केनदोषेणदेवेंद्रनार्हौसोमंभिषग्वरौ ॥ ५५ ॥ निर्णयोऽत्रमखेशक्रकर्तव्यःसर्वदैवतैः ॥ ग्राहयि
ष्याम्यहंसोमंकृतौतौसोमपौमया ॥ ५६ ॥

विस्तृत अग्निष्टोम यज्ञमे इनको लाया है ? देवताओंने तिसकाल राजाके सुविस्तृत यज्ञस्थलमे देवराज इन्द्रको उस वचनका कुछ उत्तर न दिया ॥ ५२ ॥ तब
च्यवनमुनिने दोनों अश्विनीकुमारोंको देनेके लिये जिस समय सोमग्रहण किया तिसी समय इन्द्रने उनको निवारण करके कहा पहलेसेही इनका यज्ञभागमें अधिकार
निषिद्ध है अतएव इनके लिये सोमग्रह ग्रहण न कीजिये ॥ ५३ ॥ च्यवन बोले हे शचीपते ! यह सूर्यके पुत्र है तो यह अश्विनीकुमार किस लिये सोमग्रहण
करनेके उपयुक्त नहीं हैं आप यह सत्य कहिये ॥ ५४ ॥ यह सङ्करजातीय नहीं है सूर्य देवकी धर्मपत्नीके गर्भसे जन्म ग्रहणकिये हैं. हे देवेन्द्र !
तो यह भिषग्वर किस दोषसे सोमपान नही करसकेंगे ? यह आप कहिये ॥ ५५ ॥ हे शक्र ! सम्पूर्ण देवतालोग मिलकर इस यज्ञमें इस विषयका निर्णय कीजिये.

हे भगवन्! मैंने इनको सोमपायी करनेकी प्रतिज्ञा की है॥५६॥अतएव अपना वचन पालन करनेके लिये राजाको यज्ञमें दीक्षित किया है सुतरां इस यज्ञमें मैं इनको सोमग्रहण कराकर अपने सत्यको पालन करूंगा इसमें सन्देह नहीं है ॥५७॥ हे शक्र! इन्होंने मुझको नवीन अवस्था और नेत्र प्रदान करके विशेष उपकार किया है अतएव मैं यथाशक्ति इनका प्रत्युपकार करूंगा ॥५८॥इन्द्रने कहा देवताओंने इन दोनों अश्विनीकुमारोंको चिकित्सक कार्यमें नियुक्त किया है इसीकारणसे यह देवसमाजमें निन्दनीय है सुतरां यह सोमपान करनेके उपयुक्त नहीं हैं अतएव आप इनके लिये सोमपानग्रह ग्रहण न कीजिये ॥५९॥च्यवनमुनि बोले हे इन्द्र! तुम अहल्याके जार होकर क्यों इतना निरर्थक कोप प्रकाश करते हो तुमने विश्वासघातकतापूर्वक वृत्रासुरको मारा है तुम्हारी समान पापात्माके वचनसे सूर्यात्मज अश्विनीकुमार सोमपान न करैं यह कभी सम्भव नहीं होसक्ता ॥६०॥हे भूप! इसप्रकार विवाद उपस्थितहोनेपर उनसे कोई भी कुछ नहीं कहेगा तिससमय तिग्मतेजा भार्गवने अपने तपोबलसे उनको सोमग्रहण कराई ॥६१॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ ॥ ॥

प्रेरितोऽसौमयाराजामखायमघवन्किल ॥ एतदर्थंकरिष्यामिसत्यंमेवचनंविभो ॥ ५७ ॥ आभ्यामुपकृतंशक्रतथादत्तंनवंवयः ॥ तस्मात्प्रत्युपकारस्तुकर्तव्यःसर्वथामया ॥ ५८ ॥ इंद्रउवाच ॥ चिकित्सकौकृतावेतौनासत्यौनिंदितौसुरैः ॥ उभावेतौनसोमार्हौमागृहाणैतयोर्ग्रहम् ॥ ५९ ॥ च्यवनउवाच ॥ अहल्याजारसंयच्छकोपंचाऽद्यनिरर्थकम् ॥ वृत्रघ्नकिंहितौसत्यौनसोमार्हौसुरात्मजौ ॥ ६० ॥ एवंविवादेसमुपस्थितेचनकोऽपिवाचंतमुवाचभूप ॥ ग्रहंतयोर्भार्गवतिग्मतेजाःसंग्राहयामासतपोबलेन ॥ ६१ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेषष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ व्यासउवाच ॥ दत्तेग्रहेतुराजेंद्रवासवःकुपितोभृशम् ॥ प्रोवाचच्यवनंतत्रदर्शयन्बलमात्मनः ॥ १ ॥ माब्रह्मबंधोमर्यादामिमांत्वंकर्तुमर्हसि ॥ वधिष्यामिद्विषंतंत्वांविश्वरूपमिवाऽपरम् ॥ २ ॥ च्यवनउवाच ॥ मावमंस्थामहात्मानौरूपद्रविणवर्चसा ॥ यौचक्रतुर्मामघवन्वृंदारकमिवाऽपरम् ॥ ३ ॥ ऋतेत्वांविबुधाश्चाऽन्येकथंवाऽऽददतेग्रहम् ॥ अश्विनावपिदेवेंद्रदेवौविद्धिपरंतपौ ॥ ४ ॥

व्यासजीने कहा हे राजेन्द्र! जब दोनों अश्विनीकुमारोंको सोमपूर्णपात्र दियागया तब इन्द्रने अत्यन्त क्रोधित हो अपना बलप्रदर्शनपूर्वक मुनिवर च्यवनसे कहा ॥ १ ॥हे ब्रह्मबन्धो! तुम कभी इनको ऐसा सन्मान स्थापन करनेमें समर्थ नहीं होगे तुम जब मेरे प्रतिविद्वेष प्रकाश करते हो तब निश्चयही विश्वरूपकी समान तुम्हारा वध करूंगा ॥ २॥ च्यवनमुनि बोले हे मघवन्! जिन्होने रूपलावण्य और तेज प्रदान करके मुझे साक्षात देवमूर्तिकी समान मनोहर किया है तुम उन दोनों महात्माओंका अपमान मत करो॥ ३ ॥हे देवेन्द्र! जब अन्य समस्तदेवता तुमको छोडकर सोमपात्र ग्रहण करते हैं तब ऐसे महाप्रभावयुक्त देव दोनों अश्विनीकुमार भी

अवश्य इसको ग्रहण करसक्ते हैं॥ ४ ॥इन्द्रने कहा यह भिषक है इसकारण यज्ञमें सोमपात्र ग्रहण करनेके किसीप्रकार अधिकारी नहीं होगे. हे दुर्मते ! यदि तुम इनको सोमपात्र प्रदानकरनेकी इच्छा करते हो तो मै अभी तुम्हारा शिर काट डालूंगा ॥ ५॥ व्यासजी बोले हे भारतभूषण ! भार्गवने इन्द्रके इन वचनोंका निरादर करके तथा उनको अत्यन्त तिरस्कारपूर्वक दोनों अश्विनीकुमारोंको सोमग्रहण कराया ॥६॥ सोमपानकी इच्छासे जब उन्होंने सोमपात्र ग्रहण किया तब बलभित् इन्द्रने उनको देखकर यह वचन कहा॥ ७॥अपने प्रयोजनसे तुम यदि इनको स्वयं सोमग्रहण कराओगे तो विश्वरूपकी समान तुम्हारे मस्तकपर आयुध वज्र प्रहार करूंगा ॥ ८ ॥ अत्यन्त गर्वित भार्गवमुनि इन्द्रके यह वचन सुन महाक्रोधित हुए और विधिपूर्वक दोनो अश्विनीकुमारोंको सोमग्रहण कराया ॥ ९ ॥ इन्द्रनेभी क्रो-

इंद्रउवाच ॥ भिषजौनाऽर्हतःकामंग्रहंयज्ञेकथंचन ॥ यदिदित्ससिमंदात्मञ्छिरश्छेत्स्यामिसांप्रतम् ॥५॥ व्यासउवाच ॥अनादृत्यतुतद्वाक्यं वासवस्यचभार्गवः ॥ ग्रहंतुग्राहयामासभर्त्सयन्निवतंभृशम् ॥६ ॥ सोमपात्रंयदाताभ्यांगृहीतंतुपिपासया ॥ समीक्ष्यबलभिद्देवइदंवचनमब्रवी त्॥७॥आभ्यामर्थायसोमंत्वंग्राहयिष्यसिचेत्स्वयम् ॥ वज्रंतुप्रहरिष्यामिविश्वरूपमिवाऽपरम्॥८॥वासवेनैवमुक्तस्तुभार्गवश्चाऽतिगर्वितः ॥ जग्राहविधिवत्सोममश्विभ्यामतिमन्युमान् ॥ ९॥ इंद्रोऽपिप्राक्षिपत्कोपाद्वज्रमस्मैस्वमायुधम् ॥ पश्यतांसर्वदेवानांसूर्यकोटिसमप्रभम् ॥१०॥ प्रेरितंचाऽशनिंप्रेक्ष्यच्यवनस्तपसाततः॥ स्तंभयामासवज्रंसशक्रस्याऽमिततेजसः ॥११॥ कृत्ययासमहाबाहुरिंद्रंहंतुमिहोद्यतः ॥ जुहावाऽग्नौ शृतंहव्यंमंत्रेणमुनिसत्तमः ॥ १२ ॥ तत्रकृत्यासमुत्पन्नाच्च्यवनस्यतपोबलात् ॥ प्रबलःपुरुषःक्रूरोबृहत्कायोमहासुरः ॥ १३ ॥ मदोनाममहा घोरोभयदःप्राणिनामिह ॥ शरीरेपर्वताकारस्तीक्ष्णदंष्ट्रोभयानकः ॥ १४ ॥

धसे सम्पूर्ण देवताओंके सामने उनके ऊपर अपना प्रधान वज्र चलाया तब उस आयुधकी करोड सूर्यके समान प्रभा प्रकाशित होने लगी ॥१०॥ तब महर्षि च्यवनने वज्रको चलाताहुआ देखकर तपके प्रभावसे अमिततेजा इन्द्रके वज्रको स्तम्भित करदिया ॥११॥ तब महाबाहु मुनिवर अभिचार क्रियाद्वारा इन्द्रको संहार करनकी इच्छासे पक्वहव्य मंत्रपूत करके अग्निमे आहुति प्रदान करनेलगे ॥१२॥ अमिततेजा मुनिवर च्यवनके तपोबलद्वारा उस अग्निकुंडसे कृत्या उत्पन्न हुई उस कृत्यासे प्रबल पराक्रमी पुरुषाकार क्रूरस्वभाव विशालशरीरवाला एक महान् असुर उत्पन्न हुआ ॥ १३ ॥ वह महाघोर मदनामक असुर इस लोकमें प्राणयोंको भयदायक था उसका शरीर पर्वतके समान बडा सम्पूर्ण दांत तीक्ष्ण और भयानक थे उनमें चार दॉत शतयोजन चौडे और अन्य दॉत दशयोजन

विस्तीर्ण थे ॥ १४ ॥ १५ ॥ और उसके दोनों बाहु पर्वतकी समान दीर्घ और घोरदर्शन थे जिह्वा भीषण कर्कश और इतनी वडी थी कि नभोमण्डलको स्पर्श करने लगी॥ १६ ॥ उसकी ग्रीवा पर्वतके शिखरकी समान कठिन और अत्यन्त भीषणाकार थी नख सब व्याघ्रके नखकी समान और केशसमूह अत्यन्त भीषण थे॥ १७॥ उसका शरीर कज्जलकी समान कृष्णवर्ण तथा मुखमण्डल हिकटाकार और भयानक था दोनों नेत्र अग्निकी समान उज्ज्वल और अत्यन्त भयानक थे ॥ १८॥ उसकी एक हनु ठोडी पृथ्वीमें और दूसरे स्वर्गको स्पर्श कररही थी इस प्रकार बृहत्काय मदनामक असुर उत्पन्न हुआ ॥ १९ ॥ सम्पूर्ण देवतालोग उसको देख कर सहसा भीत होगये इन्द्रने भी उसको देखकर भीतहो फिर युद्धकरनेकी इच्छा न की ॥ २० ॥ दैत्यभी इच्छानुसार इन्द्रके उस वज्रको मुखमें डालकर नभो

चतस्रश्चाऽऽयतादंष्ट्रायोजनानांशतंशतम् ॥ इतरेत्वस्यदशनाबभूवुर्दशयोजनाः ॥१५॥ बाहूपर्वतसंकाशावायतौक्रूरदर्शनौ ॥ जिह्वातुभीषणा क्रूरालेलिहानानभस्तलम् ॥ १६ ॥ ग्रीवातुगिरिश्रृंगाभाकठिनाभीषणाभृशम् ॥ नखाव्याघ्रनखप्रख्याःकेशाश्चाऽतीवभीषणाः ॥१७॥ शरीरंकज्जलाभंचतस्यचाऽऽस्यंभयानकम् ॥ नेत्रेदावानलप्रख्येभीषणेऽतिभयानके ॥ १८ ॥ हनुरेकास्थितातस्यभूमावेकादिवंगता ॥ एवंविधःसमुत्पन्नोमदोनामबृहत्तनुः ॥ १९ ॥ तंविलोक्यसुराःसर्वेभयमाजग्मुरंहसा ॥ इंद्रोपिभयसंत्रस्तोयुद्धायनमनोदधे ॥ २० ॥ दैत्योऽपिवदनेकामंवज्रमादायसंस्थितः॥ व्यात्तंनभोघोरदृष्टिर्ग्रसन्निवजगत्त्रयम् ॥ २१ ॥ सभक्षयिष्यन्संक्रुद्धःशतक्रतुमुपाद्रवत् ॥ चुक्रुशुश्चसुराःसर्वेहाहताःस्मेतिसंस्थिताः ॥ २२ ॥ इंद्रःस्तंभितबाहुस्तुमुमुक्षुर्वज्रमंतिकात् ॥ नशशाकपविंतस्मिन्प्रहर्तुंपाकशासनः ॥ २३ ॥ वज्रहस्तःसुरेशानस्तंवीक्ष्यकालसन्निभम् ॥ सस्मारमनसातत्रगुरुंसमयकोविदम् ॥ २४ ॥ स्मरणादाजगामाशुबृहस्पतिरुदारधीः ॥ गुरुस्ततसमयंदृष्ट्वाविपत्तिसदृशंमहत् ॥ २५ ॥ विचार्यमनसाकृत्यंतमुवाचशचीपतिम् ॥ दुःसाध्योऽयंमहामंत्रैस्त्वयंवज्रेणवासव ॥ २६ ॥ असुरोमदसंज्ञस्तुयज्ञकुंडात्समुत्थितः ॥ तपोबलमृषेःसम्यक्च्यवनस्यमहाबलः ॥ २७ ॥

मण्डलको देखताहुआ जगत्को एकवारही ग्रास करनेके लिये खडा हुआ ॥ २१ ॥ वह अत्यन्त क्रोधित होकर इन्द्रको भक्षण करनेके लिये दौडा यह देखकर वहां स्थित देवता "हम मरे" यह कहकर चीत्कार करने लगे ॥२२॥ दोनों बाहुओंके स्तम्भित होजानेसे पाकशासन इन्द्र वज्र चलानेकी इच्छा करकेभी किसी प्रकार उसको प्रहार न करसके ॥२३॥ तब वज्रहस्त सुरपतिने कालकी समान असुरको देखकर समयके जाननेवाले गुरुको मनमें स्मरण किया ॥ २४॥ उदार बुद्धि बृहस्पतिजी महत् विपत्तिका समय जानकर तत्काल स्मरण करतेही आये ॥२५॥ तब कर्तव्य कार्य्य मनमें विचारकर उन्होंने शचीपति इन्द्रसे कहा हे वासव ! इसका वज्रसे निवारित होना तो दूर रहे बरन् इसको महामंत्रके बलसेभी निवारण करना कठिन है॥ २६॥ यह महाबलवान् मदनामक असुर च्यवन ऋषिके

तपोबलप्रभावद्वारा यज्ञकुण्डसे निकला है इसमें महर्षि प्रभूत तपोवीर्य्य प्रकाशित हुआ है॥ २७॥ हे देवेश !इस शत्रुको तुम मैं अथवा देवता कोई भी निवारण कर
नेमें समर्थ नहीं होगा अतएव तुम महात्मा च्यवनकी शरणागत होओ॥ २८॥ जोपुरुष पराशक्तिका भक्त है उसके कोपको दूसरेकी तो बात क्या हैं ब्रह्माजीभीनिवा
रण नहीं करसक्ते च्यवनमुनि पराशक्तिके भक्त हैं इस कारण दूसरा कोई उनको निवारण करनेमें कभी समर्थ नहीं होगा.वेही निजकृत कृत्याको निवारण करेंगे इसमें
सन्देह नहीं॥२९ ॥व्यासजी बोले हे महाराज!इन्द्र गुरुका यह उपदेश सुनकर फिर मुनिके समीप गये और डरसहित मस्तक झुकाय उनको प्रणाम कर कहने
लगे ॥ ३० ॥ हे मुनिवर ! मुझको क्षमा करके देवताओंके विनाशमे उद्यत उस असुरको निवारण कीजिये. हे सर्वज्ञ ! आप प्रसन्न हूजिये मैं आपका वचन प्रति
पालन करता हूं ॥३१॥ हे भार्गव ! अबसे यह अश्विनीकुमार सोमपानके अधिकारी हुये यह आपसे सत्य कहता हूं. हे विप्र ! आप मेरेप्रति प्रसन्न हूजिये
अनिवार्योह्ययंशत्रुस्त्वयादेवैस्तथामया ॥ शरणंयाहिदेवेशच्यवनस्यमहात्मनः ॥ २८॥ सनिवारयितानूनंकृत्यामात्मकृतांकिल ॥ ननिवा
रयितुंशक्ताःशक्तिभक्तरुषंक्वचित् ॥२९ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तोगुरुणाशक्रस्तदागच्छन्मुनिंप्रति ॥ प्रणम्यशिरसानम्रस्तमुवाचभयान्वि
तः ॥ ३० ॥ क्षमस्वमुनिशार्दूलशमयाऽसुरमुद्यतम् ॥ प्रसन्नोभवसर्वज्ञवचनंतेकरोम्यहम् ॥ ३१ ॥ सोमार्हावश्विनावेतावद्यप्रभृतिभार्गव ॥
भविष्यतःसत्यमेतद्वचोविप्रप्रसीदमे ॥ ३२ ॥ मिथ्यातेनोद्यमोह्येषभवत्वेवतपोधन ॥ जानेत्वमपिधर्मज्ञमिथ्यानैवकरिष्यसि ॥ ३३ ॥ सोम
पावश्विनावेतौत्वत्कृतौचसदैवहि ॥ भविष्यतश्चशर्यातेःकीर्तिस्तुविपुलाभवेत् ॥ ३४ ॥ मयायद्धिकृतंकर्मसर्वथामुनिसत्तम ॥ परीक्षार्थंतुविज्ञे
यंतववीर्यप्रकाशनम्॥३५॥ प्रसादंकुरुमेब्रह्मन्मदंसंहरचोत्थितम् ॥ कल्याणंसर्वदेवानांतथाभूयोविधीयताम् ॥३६॥ एवमुक्तस्तुशक्रेणच्यवनः
परमार्थवित्॥संजहारततःकोपंसमुत्पन्नंविरोधजम् ॥३७॥ देवमाश्वास्यसंविग्नंभार्गवस्तुमदंततः ॥ व्यभजत्स्त्रीषुपानेषुद्यूतेषुमृगयासुच ॥३८॥
॥ ३२ ॥ हे तपोधन ! आपका यह उद्यम कभी निष्फल नहीं होगा विशेषकर मै आपको धर्मज्ञ जानता हूं अतएव आप अपने वचन कभी मिथ्या नहीं करेंगे
॥ ३३ ॥ यह अश्विनीकुमार आपकी कृपासे सदाही सोमपायी होंगे और राजा शर्यातिकी कीर्तिकी भी सीमा नहीं रहेगी ॥ ३४ ॥ हे मुनिसत्तम ! आप यह
निश्चय जानिये कि,मैने जो कर्म किया है वह केवल आपके तपोवीर्यकी परीक्षा करनेके लिये किया है ॥ ३५ ॥ हे ब्रह्मन् ! यज्ञकुण्डसे निकलेहुए इस मदनामक
असुरको संहार कर मेरे प्रति कृपा कीजिये.इससे सम्पूर्ण देवताओका कल्याण होगा इसमें सन्देह नहीं॥ ३६ ॥परमार्थके जाननेवाले मुनिवर च्यवनने इन्द्रके इसप्रकार
कातरतापूर्ण वचन सुनकर उनके सहित विरोध होनेसे जो क्रोध उत्पन्न हुआ था उसको दूर किया॥ ३७॥फिर महर्षि च्यवनने मद नामक असुरके भयसे उद्विग्न

देवताओंको समझाया उस मदको स्त्रीजाति सुरापान द्यूतक्रीडा और मृगया इन चारभागोंमें विभक्त किया॥ ३८ ॥ इन सम्पूर्ण विषयोंमें मद सदा वास करेगा मदके इसप्रकार विभक्त होनेपर भयचकित देवेन्द्र रक्षा पाय सावधान हुए. तब च्यवनने सम्पूर्ण देवताओंको यथाविधि स्थापितकर उस यज्ञको समाप्त किया ॥ ३९॥ फिर धर्मात्मा भार्गवने महात्मा इन्द्र और दोनों अश्विनीकुमारोंको सम्यक प्रकारसे संस्कृत सोमपान कराई॥ ४०॥हे राजन्! च्यवन मुनिने उनआर्य सूर्यपुत्र दोनों अश्विनीकुमारोंको तपोबलके प्रभावसे इस प्रकार सोमपायी किया था ॥ ४१॥ तबसे वह सरोवर यूपमंडित हो विख्यात हुआ और मुनिका आश्रमभी भूमण्डलमें सम्यक् प्रकार विख्यात और सम्मानित हुआ ॥ ४२ ॥ शर्याति राजाभी उस कार्यसे परम सन्तुष्ट हुए और यज्ञ समाप्त करके मंत्रियोंके सहित नगरको चलेगये ॥

मदंविभज्यदेवेंद्रमाश्वास्यचकितंभिया ॥ संस्थाप्यचसुरान्सर्वान्मखंतस्यन्यवर्तयत् ॥ ३९ ॥ ततस्तुसंस्कृतंसोमंवासवायमहात्मने ॥ अश्वि
भ्यांसर्वधर्मात्मापाययामासभार्गवः ॥४०॥ एवंतौच्यवनेनाऽऽर्यावश्विनौरविपुत्रकौ ॥ विहितौसोमपौराजन्सर्वथातपसोबलात् ॥४१॥ सर
स्तदपिविख्यातंजातंयूपविमंडितम् ॥ आश्रमस्तुमुनेःसम्यक्पृथिव्यांविश्रुतोऽभवत् ॥ ४२ ॥ शर्यातिरपिसंतुष्टोह्यभवत्तेनकर्मणा ॥ यज्ञंसमा
प्यनगरेजगामसचिवैर्वृतः ॥ ४३ ॥ राज्यंचकारधर्मज्ञोमनुपुत्रःप्रवापवान् ॥ आनर्तस्तस्यपुत्रोभूदानर्ताद्रेवतोऽभवत् ॥ ४४ ॥ सोऽतःसमुद्रेन
गरींविनिर्मायकुशस्थलीम्॥ आस्थितोऽभुंक्तविषयानानर्तादीनरिंदमः ॥४५॥ तस्यपुत्रशतंजज्ञेककुद्मिज्येष्ठमुत्तमम्॥पुत्रीचरेवतीनाम्नासुंदरी
शुभलक्षणा॥४६॥वरयोग्यायदाजातातदाराजाचरेवतः॥ चिंतयामासराजेंद्रोराजपुत्रान्कुलोद्भवान् ॥४७॥ रैवतंनामचगिरिमाश्रितःपृथिवीप
तिः॥चकारराज्यंबलवानानर्तेषुनराधिपः॥४८॥विचिन्त्यमनसाराजाकस्मैदेयामयासुता॥गत्वापृच्छामिब्रह्माणंसर्वज्ञंसुरपूजितम् ॥ ४९ ॥

॥ ४३ ॥ अनन्तर वह मनुपुत्र प्रतापवान् धर्मज्ञ नरपाल शर्याति निर्विघ्न राज्य शासन करने लगे.उनका पुत्र आनर्त्त और आनर्त्तके रेवतनामक एक पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ ४४॥ वह रेवत समुद्रमें कुशस्थली नगरी स्थापनपूर्वक वहां वास कर आनर्त्तादि प्रदेशस्थ समस्त विषय भोग करने लगा॥ ४५॥ रेवतके सौ पुत्र उत्पन्न हुए.ककुद्मी बडे और पवित्र स्वभावके थे और उनकी परम सुन्दरी रेवती नामक एक शुभलक्षणयुक्त कन्या उत्पन्न हुई ॥ ४६ ॥ जब वह कन्या विवाहके योग्य हुई तब राजेन्द्र रेवत सत्कुलोत्पन्न राजपुत्रके निमित्त चिन्ता करने लगे॥ ४७॥वह राजराजेश्वर पृथ्वीपति रैवतगिरिमें वासकर आनर्तोंमें राज्य शासन करने लगा ॥ ४८ ॥यह कन्या किसको दे?राजाने मनमे इसप्रकार चिन्तायुक्त हो स्थिर किया कि, मै ब्रह्माके निकट जाय उन सुरपूजित सर्वज्ञ प्रजापतिसे यह विषय पूछूँगा

॥ ४९॥५०॥ उस स्थानमें देव
इसप्रकार विचार वह भूपाल ब्रह्माजीसे पूँछनेकी इच्छा कर अपनी कन्या रेवतीको संग ले शीघ्रतासहित ब्रह्मलोकको गया ॥ ४९॥५०॥ उस स्थानमें देव यज्ञ वेद पर्वत और त्सरित सम्पूर्ण दिव्यदेह धारण कर विराजमान् हैं ॥ ५१ ॥ वहां सनातनऋषि, सिद्ध, गन्धर्व, पन्नग और चराचरगण हाथ जोडे खडे
हुए ब्रह्माजीका स्तव कर रहे हैं ॥ ५२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ जनमेजयने कहा हे ब्रह्मन् !
नरपति रेवत क्षत्रिय होकर अपनी कन्याको संग ले स्वयं किसप्रकार ब्रह्मलोकमें गये, इस विषयका मुझको महान् संशय उपस्थित हुआ है ॥ १ ॥

इतिसंचित्यभूपालःसुतामादायरेवतीम्॥ब्रह्मलोकंजगामाऽऽशुप्रष्टुकामःपितामहम्॥५०॥यत्रदेवाश्चयज्ञाश्चछंदांसिपर्वतास्तथा॥अब्धयःसरित
श्चापिदिव्यरूपधराःस्थिताः ॥ ५१ ॥ ऋषयःसिद्धगंधर्वाःपन्नगाश्चारणास्तथा ॥ तस्थुःप्रांजलयःसर्वेस्तुवंतश्चपुरातनाः ॥ ५२॥ इतिश्रीदेवी
भागवतेमहापुराणे सप्तमस्कन्धेसप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ जनमेजयउवाच ॥ संशयोऽयंमहान्ब्रह्मन्वर्ततेममामानसे ॥ ब्रह्मलोकंगतोराजारेवतीसं
युतःस्वयम् ॥१॥ मयापूर्वंश्रुतंकृत्स्नंब्राह्मणेभ्यःकथांतरे ॥ ब्राह्मणोब्रह्मविच्छांतोब्रह्मलोकमवाप्नुयात् ॥ २ ॥ राजाकथंगतस्तत्ररेवतीसंयुतःस्व
यम् ॥ सत्यलोकेतिदुष्प्रापेभूर्लोकादितिसंशयः ॥ ३ ॥ मृतःस्वर्गमवाप्नोतिसर्वशास्त्रेषुनिर्णयः“मानुषेणतुदेहेनब्रह्मलोकेगतिःकथम् ॥ ”स्वर्गा
त्पुनःकथंलोकेमानुपंजायतेगतिः ॥४॥एतन्मेसंशयंविद्वंश्छेत्तुमर्हसिसांप्रतम्॥यथाराजागतस्तत्रप्रष्टुकामःप्रजापतिम्॥५॥व्यासउवाच॥मेरोस्तु
शिखरेराजन्सर्वेंलोकाःप्रतिष्ठिताः॥इंद्रलोकोवह्निलोकोयाचसंयमिनीपुरी ॥६॥

पहले मैंने यह विषय ब्राह्मणोंके कथा प्रसंगमें भलीभाँति सुना है कि, जो ब्राह्मण शान्त और ब्रह्मके जाननेवाले हैं वही ब्रह्मलोकको प्राप्त होसक्ते हैं ॥ २ ॥ सत्य
लोक मनुष्य जातिके पक्षमें अत्यन्त कठिन है तो राजा स्वयं रेवतीको संग ले भूर्लोकसे किसप्रकार उस सत्यलोकमे गये ? यही मेरा संशय है ॥ ३॥ मनुष्य अपना
देह त्यागकर स्वर्ग प्राप्त करते है यह सब शास्त्रोंमें निर्णय किया है तब मनुष्यदेहसेही ब्रह्मलोकमें किसप्रकार गये ? और स्वर्गसे फिर मनुष्यलोकमें किसप्रकार आये
॥ ४ ॥ तात्पर्य यह है कि, राजा रेवत प्रजापतिसे पूँछनेकी इच्छा करके किसप्रकार ब्रह्मलोकमें गये आप मेरा यह संशय दूर कीजिये ॥ ५ ॥ व्यासजीने कहा

हे राजन्। मेरुके शिखरमें इन्द्रकी अमरावती पुरी यमकी संयमनी पुरी ॥६॥सत्यलोक, वह्निलोक, कैलास,वैष्णव धाम और वैकुण्ठ इत्यादि सम्पूर्ण लोकही प्रतिष्ठित है ॥ ७ ॥ देखो महाधनुर्द्धर पृथानन्दन अर्ज्जुनने इन्द्रलोकमें आयकर पांचवर्ष व्यतीत किये ॥८॥पूर्वकालमें ककुत्स्थ इत्यादि अन्यान्य राजा भी मनुष्य देहसेही इन्द्रके समीप गये थे और महाबलवान् दैत्योंने इन्द्रलोक अथवा अमरावतीको जीतकर वहां जाय इच्छानुसार वास किया ॥ ९ ॥ १० ॥ पूर्वकालके समय सार्वभौम नरपति राजा महाभिषके ब्रह्मलोक जानेपर परमसुन्दरी गंगाभी उसी समय ब्रह्मलोकमे आरहीं थीं इसी अवसरमें राजाने उनको देखा ॥ ११ ॥ हे राजन्।इसी समय दैववशसे वायुने उनके पहरनेका वस्त्र उडादिया राजाके उस सुन्दरीकी कुछेक नग्न अवस्था देख कामार्त्तचित हो॥१२॥अप्रगटभावसे हँसनेपर

तथैवसत्यलोकश्चकैलासश्चतथापुनः॥वैकुंठश्चपुनस्तत्रवैष्णवंपदमुच्यते॥ ७॥यथाऽर्जुनःशक्रलोकेगतःपार्थोधनुर्धरः॥ पञ्चवर्षाणिकौतेयःस्थितस्तत्रसुरालये॥८॥मानुषेणैवदेहेनवासवस्यचसन्निधौ॥तथैवाऽन्येऽपिभूपालाःककुत्स्थप्रमुखाःकिल ॥ ९ ॥ स्वर्लोकगतयःपश्चाद्दैत्याश्चापि महाबलाः॥जित्वेंद्रसदनंप्राप्यसंस्थितास्तत्रकामतः ॥ १० ॥ महाभिषःपुराराजाब्रह्मलोकंगतःस्वराट् ॥ आगच्छंतींनृपोगंगामपश्यच्चातिसुंदरीम् ॥११॥ वायुनांबरमस्यास्तुदैवादपहृतंनृप॥किंचिन्नग्नानृपेणाऽथदृष्टासासुंदरीतथा ॥ १२॥ स्मितंचकारकामार्तःसाचकिंचिज्जहासवै ॥ ब्रह्मणातौतदादृष्टौशप्तौजातौवसुंधराम् ॥ १३ ॥ वैकुंठेऽपिसुराःसर्वेपीडितादैत्यदानवैः ॥ गत्वाहरिंजगन्नाथमस्तुवन्कमलापतिम् ॥ १४ ॥ संदेहोनाऽत्रकर्तव्यःसर्वथानृपसत्तम ॥ गम्याःसर्वेऽपिलोकाःस्युर्मानवानांनराधिप ॥ १५ ॥ अवश्यंकृतपुण्यानांतापसानांनराधिप ॥ पुण्यसद्भावएताऽत्रगमनेकारणंनृप ॥ १६ ॥

फिर वह गंगाभी हँसी तिससमय ब्रह्माजीने उन दोनोकी इसप्रकार अवस्था देखकर तत्काल शाप दिया उसीके अनुसार उन्होंने भूर्लोकमें आनकर जन्म ग्रहण किया ॥१३॥ सम्पूर्ण देवता दानवोंके हाथसे दुःखित हो वैकुण्ठमें जाय जगन्नाथ कमलापति हरिका स्तव करते थे ॥१४॥ हे नरनाथ! मनुष्य सम्पूर्ण लोकोंमे भी जासक्ते है इसमें सन्देह नहीं ॥१५॥जो अनेकानेक पुण्य सञ्चयकरते है ऐसे महात्मा यजमान और तपस्वियोंकी तो निश्चयही स्वर्गमें गति होती है. हे राजन्! पुण्यकी बहुतायतही स्वर्गमे जानेका एकमात्र कारण है अतएव इस विषयमें कोई सन्देह करना आपको उचित नहीं है ॥ १६ ॥

इसीप्रकार जो यजन यज्ञ अथवा तपस्या करते हैं वह उत्तम लोकमे जाते हैं जनमेजयने कहा हे मुनिवर ! रेवतराजा शोभायमान नेत्रोंवाली कन्या रेवतीको संग ले ॥१७॥ ब्रह्मलोकमे गये किन्तु उन्होने वहाँ जाकर अन्तमे क्या किया ब्रह्माजीने उनको क्या आज्ञा दी ? और उन्होनें उनकी आज्ञानुसार किसको कन्या दी॥१८॥ हे ब्रह्मन् ! आप यह सम्पूर्ण वृत्तान्त मुझसे विस्तारपूर्वक कहिये व्यासजीने कहा हे महीपाल! वह वृत्तान्त सुनो रेवतराजा॥१९॥कन्याके वरका विषय पूँछनेको जिस समय ब्रह्मलोकमें गये तिससमय ब्रह्मलोकमें गाना बजाना होरहा था राजाने कन्याके सहितसभाके अवसरकी अपेक्षासे क्षणकाल प्रतीक्षा की॥ २०॥किन्तु गाना सुनकर कन्यासहित ऐसे सन्तुष्ट हुए कि,तृप्त न हुए बरन् सुनतेही रहे उस गानेबजानेके समाप्त होनेपर राजाने परमेष्ठी ब्रह्माको प्रणाम कर ॥२१॥ उनको

तथैवयजमानानांयज्ञेनभावितात्मनाम् ॥ जनमेजयउवाच॥रेवतोरेवतींकन्यांगृहीत्वाचारुलोचनाम् ॥ १७ ॥ ब्रह्मलोकगतःपश्चात्किं कृतंतेनभूभुजा ॥ ब्रह्मणाकिंसमादिष्टंकस्मैदत्तासुतापुनः ॥ १८ ॥ तत्सर्वंविस्तराद्ब्रह्मन्कथयत्वंममाऽधुना ॥ व्यासउवाच ॥ निशामयम हीपालराजारेवतकःकिल॥१९॥पुत्र्यावरंपरिप्रष्टुंब्रह्मलोकंगतोयदा॥आवर्तमानेगांधर्वेस्थितोलब्धक्षणःक्षणम् ॥ २० ॥ शृण्वन्नतृप्यद्धृष्टात्मास भार्यांतुसकन्यकः॥समाप्तेतत्रगांधर्वेप्रणम्यपरमेश्वरम्॥२१॥दर्शयित्वासुतांतस्मैस्वाभिप्रायंन्यवेदयत्॥राजोवाच ॥ वरंकथयदेवेशकन्येयंमम पुत्रिका॥२२॥देयाकस्मैमयाब्रह्मन्प्रष्टुंत्वांसमुपागतः॥बहवोराजपुत्रामेवीक्षिताःकुलसंभवाः॥ २३ ॥ कस्मिंश्चिन्मेमनःकामंनोपतिष्ठतिचंचल म्॥तस्मात्त्वांदेवदेवेशप्रष्टुमत्रागतोऽस्म्यहम् ॥२४॥तदाज्ञापयसर्वज्ञयोग्यंराजसुतंवरम्॥कुलीनंबलवंतंचसर्वलक्षणसंयुतम् ॥ २५ ॥ दातारंध र्मशीलंचराजपुत्रंसमादिश॥व्यासउवाच॥तदाकर्ण्यजगत्कर्तावचनंनृपतेस्तदा ॥२६॥ तमुवाचहसन्वाक्यंदृष्ट्वाकालस्यपर्ययम्॥ ब्रह्मोवाच ॥ राजपुत्रास्त्वयाराजन्वरायेहृदयेकृताः ॥२७॥ ग्रस्ताःकालेनतेसर्वेसपितृपौत्रबांधवाः ॥ सप्तविंशतिमोह्येवद्वापरस्तुप्रवर्तते ॥ २८ ॥

कन्या दिखाय अपना अभिप्राय कहा राजा बोले हे देव ! यह वरारोहा मेरी कन्या है इसका वर कौन है ? यह आप बतादीजिये॥२२॥हे ब्रह्मन्!यह कन्या किसको प्रदान करूं यह बात पूछनेकोही आपके समीप आया हूं सत्कुलोत्पन्न अनेक राजपुत्र ढूंढकर देखे ह॥२३॥किन्तु उनमेसे कोई पुरुष भी मेरे मनमें स्थिर नहीं हुआ हे देवदेवेश!इसी कारण पूछनेके लिये इस स्थानमें आया हूं ॥२४॥अतएव आप इसके उपयुक्त एक वर नियत कर दीजिये. वह वर कुलीन बल वान् धर्मात्मा सर्वसुलक्षणयुक्त ॥ २५॥ और दाता धर्मशील राजाका पुत्र हो आपसे यही मेरी प्रार्थना है ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज!तव जगत्कर्ता पद्मयोनि नरपतिका यह वचन सुन॥२६॥कालका अतिक्रम देख हँसते हँसते उनसे कहनेलगे हे राजन्!तुमने जिन सब राजपुत्रोंको वर जाना था॥२७॥वह सभी कालके ग्रास हुए हैं

यही क्या उनके पुत्र पौत्र और बान्धवपर्यन्तभी अब जीवित नहीं है इससमय सत्ताईसवें मन्वन्तरका द्वापरयुग वर्तमान है॥ २८॥अतएव तुम्हारे वशोत्पन्न राजपुत्रों
मेंसेभी अब कोई वर्तमान नहीं है तुम्हारी नगरीको भी दैत्योंने लूटलिया था अब चन्द्रवंशीय राजा उसको शासन करते हैं ॥२९॥ पुण्यात्माययातिकुल तिलक माथुर
जनपदेश्वर महाराज उग्रसेन उस स्थलमें राज्यशासन करते है ॥३०॥ उनका पुत्र महाबलवान् कंस दानवोंके औरससे जन्म ग्रहणकर सर्वदाही देवताओका अनिष्ट
साधन करने लगा और उसने अपने पिताको कारागारमें बन्दकरके रक्खा ॥ ३१॥ वह मदसे गर्वितहो सम्पूर्ण राजाओंका राज्य स्वयं शासनकर प्रजाका महत्
अनिष्ट साधन करने लगा.हे महाराज!इसी समयमे उस दुष्ट दैत्यराजकी सेनाके भारसे पृथ्वी इतनी व्याकुल होगई कि,फिर किसी प्रकारभी भार न सहसकी अतएव
ब्रह्माजीके निकट जाय उनकी शरणागत हुई ॥३२॥ वह दुष्ट राजाओंका भारभूत सेनाके भारसे व्याकुल होगई तदनन्तर ब्रह्मादि देवताओंने कहा हे वसुन्धरे !

वंशजास्तेमृताःसर्वेपुरीदैत्यैर्विलुंठिता॥ सोमवंशोद्भवस्तत्रराजाराज्यंप्रशास्तिहि ॥ २९ ॥ उग्रसेनइतिख्यातोमथुराधिपतिःकिल॥ ययातिवं
शसंभूतोराजामाथुरमंडले ॥३० ॥ उग्रसेनात्मजःकंससुरद्वेपीमहाबलः ॥ दैत्यांशःपितरंसोपिकारागारंन्यवेशयत् ॥ ३१ ॥ स्वयंराज्यंचका
राऽसौनृपाणांमदगर्वितः ॥ मेदिनीचातिभारार्ताब्रह्माणंशरणंगता ॥ ३२ ॥ दुष्टराजन्यसैन्यानांभारेणाऽतिसमाकुला ॥ अंशावतरणंत
त्रगदितंसुरसत्तमैः ॥३३॥ वासुदेवःसमुत्पन्नःकृष्णःकमललोचनः ॥ देवक्यांदेवरूपिण्यांयोऽसौनारायणोमुनिः॥३४॥तपश्चचारदुःसाध्यंधर्म
पुत्रःसनातनः॥ गंगातीरंनरसखःपुण्येबदरिकाश्रमे ॥ ३५ ॥ सोऽवतीर्णोयदुकुलेवासुदेवोऽपिविश्रुतः॥तेनाऽसौनिहतःपापःकंसःकृष्णेनसत्त
म ॥३६॥उग्रसेनायराज्यंवैदत्तंहत्वाखलंसुतम् ॥ कंसस्यश्वशुरःपापोजरासंधोमहाबलः ॥ ३७ ॥ आगत्यमथुरांक्रोधाच्चकारसंगरंमुदा ॥कृष्णे
नाऽसौजितःसंख्येजरासंधोमहाबलः ॥ ३८ ॥

तुम्हारा भार हलका करनेके लिये देवताओंने अंशावतारको लिया है॥३३॥कमललोचन नारायणने अपने अंशसे अवतीर्ण होकर जन्म ग्रहण किया है वह स्वयं
सनातन नारायण कमललोचन कृष्ण है वही यदुकुलमें देवरूपिणी देवकीके गर्भ और वसुदेवके औरससे अवतीर्ण हो वासुदेव नामसे विख्यात हुए ॥ ३४ ॥
पहले नरसखा धर्मपुत्र नारायणने गंगाकिनारे परम पवित्र बदरिकाश्रममें भ्राताकेसहित घोर तप किया था ॥ ३५ ॥ वह यदुकुलमें अवतीर्ण होकर वासुदेव
नामसे विख्यात हुए. हे नृपसत्तम! उस पापाचार दुष्टमति खलप्रकृति कंसको मारकर॥३६॥उस साम्राज्यमें उग्रसेनको प्रतिष्ठित किया और दुष्ट कंसको मारा.महा
विक्रम शाली पापिष्ठ मगधपति जरासंध कंसका श्वशुर था॥३७॥उसने जामाताकी निधनवार्ता सुन क्रोधके वशीभूत हो मथुरामे आय घोर संग्राम किया महात्मा
कृष्णने महाबली जरासंधको जीता ॥ ३८ ॥

वासुदेवके उस महातेजोगर्वित जरासंधको पराजय करनेपर भी उसने सेनासहित कालयवनको फिर युद्ध करनेके लिये भेजा. अनन्तर भगवान् वासुदेव सेना सहित यवनराजके आनेका वृत्तान्त जान ॥ ३९ ॥ परिवार सहित सम्पूर्ण यादवोंको द्वारकामें भेज स्वयं बलदेवके सहित यवन राजाके आनेकी प्रतीक्षासे स्थित रहे. फिर अकेलेही यवनके शिविरमें जाय कालयवनको आकर्षणपूर्वक गिरिगुहामें ले जाय सुप्तोत्थित महाराज मुचुकुन्दसे उस दुरात्मा यवनको मरवाय मथुराको छोड द्वारकाको चलेगये. तिस समय उस द्वारकापुरीकी भग्नावस्था थी, अतएव कृष्णने शिल्पकारोको बुलाय दिव्य महल दुर्ग और अटारी इत्यादि बनवाकर उसका सौंदर्य सम्पादन किया. वह प्रतापवान् वासुदेव जीर्ण नगरीका संस्कार कराय उग्रसेनको राज्यपदमें नियुक्तकर वह यदूत्तम वहां यादवोंको स्थापित कर अन्यान्य बान्धवोंके सहित अबभी वहां विराजमान हैं ॥ ४० ॥ उनके अग्रज हलायुध बलदेव नामसे विख्यात हैं. वही मूशली अनन्तदेवके अंशावतार और

प्रेषयामासयुद्धायसबलंयवनंततः ॥ श्रुत्वायातंमहाशूरंससैन्यंयवनाधिपम् ॥ ३९ ॥ "कृष्णस्तुमथुरांत्यक्त्वापुरींद्वारवतीमगात् ॥ प्रभग्नां तांपुरींकृष्णःशिल्पिभिःसहसंगतैः ॥ कारयामासदुर्गाढ्यांहट्टशालाविमंडिताम् ॥ जीर्णोद्धारंपुरःकृत्वावासुदेवःप्रतापवान् ॥ उग्रसेनंचराजानंचकारवशवर्तिनम्॥"यादवान्स्थापयामासद्वारवत्यांयदूत्तमः॥ वासुदेवस्तुतत्राऽद्यवर्ततेबांधवैःसह ॥४०॥ तस्याऽग्रजःसविख्यातोबलदेवोहलायुधः॥ शेषांशोमुसलीवीरोवरोऽस्तुतवसंमतः॥४१॥संकर्षणायदेह्याशुकन्यांकमललोचनाम् ॥ रेवतींबलभद्रायविवाहविधिनाततः ॥ ॥४२॥दत्त्वापुत्रींनृपश्रेष्ठगच्छत्वंबदरिकाश्रमम् ॥ तपस्तप्तुंसुरारामंपावनंकामदंनृणाम् ॥४३॥व्यासउवाच॥इतिराजासमादिष्टोब्रह्मणापद्मयोनिना॥जगामतरसाराजन्द्वारकांकन्ययान्वितः॥४४॥ददौतांबलदेवायकन्यांवैशुभलक्षणाम्॥ततस्तस्वातपस्तीव्रंनृपतिःकालपर्यये॥४५॥ जगामत्रिदशावासंत्यक्त्वादेहंसरित्तटे॥राजोवाच ॥ भगवन्महदाश्चर्यंभवतासमुदाहृतम् ॥ ४६ ॥

महावीर है वही तुम्हारी कन्याके उपयुक्त वर हैं ॥ ४१ ॥ अतएव इस कमलके समान नेत्रोंवाली रेवतीको विवाहकी विधि अनुसार संकर्षण बलभद्रके हाथमें शीघ्र प्रदान करो ॥ ४२ ॥ और तुम कन्यादान करके तपस्याका अनुष्ठान करनेके निमित्त बदरिकाश्रममें जाओ वह पुण्याश्रम देवताओका विहारस्थान और पवित्र तथा मनष्योंको कामनादायक है ॥ ४३ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! कमलयोनि ब्रह्माजीके आज्ञा देनेपर राजा अपनी कन्याको संग ले द्वारकामें आये ॥४४॥ वहां पहुँचकर वह सर्वसुलक्षणयुक्त कन्या विधिके अनुसार बलदेवजीको दी, अन्तमें ब्रह्माजीके उपदेशसे बदरिकाश्रममे जाय कठोर तपस्यामें निरतहुए ॥४५॥फिर मृत्युकाल उपस्थित होनेपर नदीके तटपर देहत्यागकर सुरलोकको चलेगये. जनमेजयने कहा हे भगवन् ! आपने अत्यन्त आश्चर्यकी कथा कही॥ ४६ ॥

रेवतराजा कन्याके सहित ब्रह्मलोकमें रहकर संगीत सुननेमें आसक्त हुए अष्टोत्तरशत ( १०८ ) युग बीतनेपर भी ॥ ४७ ॥ राजा और उनकी कन्या अतिवृद्ध
क्यों न हुए ? और उनकी इतनी आयु किसप्रकार हुई थी वह आप मुझसे कहिये॥ ४८॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! ब्रह्मलोक पापस्पर्शरहित है वहां जरा, क्षुधा,
पिपासा अथवा मृत्यु आदि कुछभी नहीं है, उस स्थानमें अन्य कोई ग्लानि भी नहीं होसक्ती. अतएव वहांके वास करनेवाले पुरुष सर्वदा जरामरणरहित और दीर्घ
जीवी होते है इसमें सन्देह क्या है॥ ४९॥॥शर्याति राजाके स्वर्ग जानेपर उनकी सन्तानको राक्षसोंने मार डाला और जो शेष रहे वह भयसे भीत होकर कुश
स्थली त्यागकर इधर उधर भाग गये ॥ ५० ॥ वैवस्वतमनके छींकनेपर उनके घ्राणद्वारसे एक वीर्यवान् पुत्र उत्पन्न हुआ उसका नाम इक्ष्वाकु था वही सूर्य

रेवतस्तुस्थितस्तत्रब्रह्मलोकेसुतार्थतः ॥ युगानांतुगतंतत्रशतमष्टोत्तरंकिल ॥ ४७ ॥ कन्यावृद्धानसंजाताराजावाऽतितरांनुकिम् ॥ एतावंतंतथा
कालमायुःपूर्णंतयोःकथम् ॥४८॥ व्यासउवाच ॥ नजराक्षुत्पिपासावानमृत्युर्नभयंपुनः ॥ नतुग्लानिःप्रभवतिब्रह्मलोकेसदाऽनघ ॥ ४९ ॥
मेरुंगतस्यशर्यातेःसंततैराक्षसैर्हता॥ गताकुशस्थलीं त्यक्त्वाभयभीताइतस्ततः ॥ ५० ॥ मनोश्चक्षुवतःपुत्रउत्पन्नोवीर्यवत्तरः ॥ इक्ष्वाकुरि
तिविख्यातःसूर्यवंशकरस्तुसः ॥ ५१ ॥ वंशार्थंतपआतिष्ठद्देवींध्यात्वानिरंतरम् ॥ नारदस्योपदेशेनप्राप्यदीक्षामनुत्तमाम् ॥ ५२ ॥ तस्य
पुत्रशतंराजन्निक्ष्वाकोरितिविश्रुतम् ॥ विकुक्षिःप्रथमस्तेषांबलवीर्यसमन्वितः ॥ ५३ ॥ अयोध्यायांस्थितोराजाइक्ष्वाकुरितिविश्रुतः ॥ शकु
निप्रमुखाःपुत्राःपंचाशद्बलवत्तराः ॥ ५४ ॥ उत्तरापथदेशस्यरक्षितारःकृताःकिल ॥ दक्षिणस्यांतथाराजन्नादिष्टास्तेनतेसुताः ॥ ५५॥ चत्वा
रिंशत्तथाऽष्टौचरक्षणार्थंमहात्मना ॥ अन्यौद्वौसंस्थितौपार्श्वेसेवार्थंतस्यभूपतेः ॥ ५६ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कन्धेऽष्टमोध्या
यः ॥ ८ ॥ व्यासउवाच ॥कदाचिदष्टकाश्राद्धेविकुक्षिंपृथिवीपतिः॥ आज्ञापयदसंमूढोमांसमानयसत्वरम् ॥ १ ॥

वंशविस्तार करनेके लिये जगत्में विख्यात हुए ॥ ५१॥ महर्षि नारदके उपदेशानुसार अतिउत्तम दीक्षाको प्राप्त हो वंशबढानेकी इच्छासे निरन्तर देवीका ध्यान
करते हुए तपस्याका अनुष्ठान करने लगे ॥ ५२ ॥ हे राजन् ! इक्ष्वाकुके सौ पुत्रउत्पन्न हुए उनमें विकुक्षिहि प्रथम थे. वही वीर्यवान् और बलसम्पन्न हुए॥ ५३॥
इक्ष्वाकुने राजा होकर अयोध्यामें वास किया और उन्होंने शकुनि इत्यादि अत्यन्तबलवान् पचास पुत्रोंको॥ ५४ ॥उत्तरापथ प्रदेशकी रक्षा कार्यमें नियुक्त किया.
उन महात्माने और भी अडतालीस पुत्रोंको दक्षिणदेशकी रक्षा करनेके लिये भेजा था. हे भूपते ! शेष दो पुत्रोंको सेवाकेलिये अपने पासही रक्खा था ॥५५॥
इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायामष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! किसी समय अष्टकाश्राद्ध उपस्थित होनेपर पृथ्वी

पति इक्ष्वाकुने अपने पुत्र विकुक्षिको आज्ञा दी कि, हे वत्स ! तुम शीघ्र वनमें जाय श्राद्धके लिये पवित्र मांस संग्रह कर लाओ ॥ १ ॥ सावधान देखो इसमें किसी प्रकारकी त्रुटि न हो. विकुक्षि पिताकी इस प्रकार आज्ञा पाय अस्त्रशस्त्र ग्रहण कर तत्काल वनको चले गये॥ २॥उन्होने वनमे जाय निशित बाणोंसे असंख्य शूकर वराह, मृग, खरगोश इत्यादि सभी संहार किये परन्तु वह वनमें भ्रमण करते करते थककर क्षुधासे इतने कातर होगये कि॥ ३॥पिताके अष्टकाकी बात भूल वनमेंही एक खरगोशको भक्षण किया. शेष अत्युत्तम सम्पूर्ण मांस लाय पिताको समर्पण किया॥ ४ ॥जब मांस प्रोक्षणके लिये लाया गया तब कुलगुरु मुनिसत्तम वसिष्ठ उस को देखतेही भुक्तावशिष्ट( भोजनसे बचा हुआ )जान अत्यन्त क्रोधित हुए ॥ ५॥भुक्तावशिष्ट द्रव्य श्राद्धमे प्रोक्षणके योग्य नहीं होता यही शास्त्रीय विधि है.वसिष्ठ जीने राजाको इस पाकदूषणका विषय विदित किया॥ ६ ॥गुरुदेवके वाक्यानुसार पुत्रका यह कार्य जान राजाने विधिलोपवशतः पुत्रके प्रति अत्यन्त क्रोधित हो

मेध्यंश्राद्धार्थमधुनावनेगत्वासुतादरात् ॥ इत्युक्तोऽसौतथेत्याशुजगामवनमस्त्रभृत् ॥ २ ॥ गत्वाजघानबाणैःसवराहान्सूकरान्मृगान् ॥ शशांश्चापिपरिश्रांतोबभूवाऽथबुभुक्षितः ॥ ३ ॥ विस्मृताचाऽष्टकातस्यशशंचाऽऽददसौवने ॥ शेषंनिवेदयामासपित्रेमांसमनुत्त मम् ॥ ४ ॥ प्रोक्षणायसमानीतंमांसंदृष्ट्वागुरुस्तदा ॥ अनर्हमितितज्ज्ञात्वाचुकोपमुनिसत्तमः ॥ ५ ॥ भुक्तशेषंतुनश्राद्धेप्रोक्षणीय मितिस्थितिः॥राज्ञेनिवेदयामासवसिष्ठःपाकदूषणम् ॥ ६ ॥ पुत्रस्यकर्मतज्ज्ञात्वाभूपतिर्गुरुणोदितम् ॥ चुकोपविधिलोपात्तंदेशान्निःसार्य ततः ॥ ७ ॥ शशादइतिविख्यातोनाम्नाजातोनृपात्मजः ॥ गतोवनेशशादस्तुपितृकोपादसंभ्रमः ॥८॥वन्येनवर्तयत्कालंनीतवान्धर्मतत्परः॥ पितर्युपरतेराज्यंप्राप्तंतेनमहात्मना ॥ ९ ॥ शशादस्त्वकरोद्राज्यमयोध्यायाःपतिःस्वयम् ॥ यज्ञाननेकशःपूर्णांश्चकारसरयूतटे ॥१०॥ शशा दस्याभवत्पुत्रःककुत्स्थइतिविश्रुतः ॥ तस्यैवनामभेदाद्वैइंद्रवाहःपुरंजयः ॥ ११ ॥ जनमेजयउवाच ॥ नामभेदःकथंजातोराजपुत्रस्यचाऽन घ ॥ कारणंब्रूहिमेसर्वंकर्मणायेनचाऽभवत् ॥१२ ॥

उसको अपने देशसे निकाल दिया॥ ७॥तबहीसे राजपुत्र ( खरगोश भक्षण करनेके कारण )शशाद नामसे विख्यात हुए.परन्तु यह शशाद पिताके क्रोधसे कुछ भी क्षुभित न हो वनमे जाय वास करने लगे॥ ८॥वह धर्ममे निरत हो वनके फल मूल भक्षण कर सुखसे काल व्यतीत करने लगे.कुछेक कालोपरान्त पिताके परलोक प्राप्त होनेपर वह महात्मा पिताके राज्यको प्राप्त हुए ॥ ९ ॥ शशादने अयोध्याका राजा होकर राज्यशासन करनेके समय सरयूनदीके तटपर अनेक महत् यज्ञ किये थे ॥ १० ॥ शशादको एक पुत्र था वह तीनों लोकमे ककुत्स्थ नामसे विख्यात हुआ था उसके इन्द्रवाह एवं पर पुरञ्जय यह दो अन्य नाम थे ॥ ॥ ११ ॥ जनमेजयने कहा हे पवित्रात्मन् ! राजपुत्रका ककुत्स्थ नामान्तर किस कारणसे और किसप्रकार हुआ था ? किस कार्यसे उनके अन्य दो नाम हुए

यह सम्पूर्ण विवरण मुझसे कहिये ॥ १२॥व्यासजीने कहा हे नृपसत्तम!महाराजशशादके स्वर्गजानेपर ककुत्स्थ राजा हुए वह धर्मात्मा पिता और पितामहका राज्य अतिदोर्दण्डप्रतापसे शासन करने लगे. उसी समय सम्पूर्ण देवता दानवोंसे पराजित हो॥ १३॥त्रिलोकाधिपति अच्युत विष्णुकी शरणागत हुए तब सच्चिदानन्दस्य सनातन महाविष्णुने उन देवताओंसे कहा॥ १४॥विष्णु बोले हे देवताओ!तुम शशादतनय सर्वजनरक्षक महीपाल ककुत्स्थके निकट प्रार्थनाकरो वह महात्मा तुम्हारे पार्ष्णिग्रह(पार्श्वरक्षक)होकर सम्पूर्ण दानवोंको समरमें निहत करैंगे इसमें सन्देह नहीं ॥१५॥वह ककुत्स्थ धार्मिक विशेषकर पराशक्तिके उपासक है अतएव उनके प्रसादसे उन नरपतिके बलकी सीमा नहीं है इस कारण प्रार्थना करनेपर वह धनुर्द्धारीहो तुम्हारी सहायता करनेको अवश्यही आवेंगे.इसमें सन्देह नहीं॥ १६॥हेमहा

व्यासउवाच॥शशादेस्वर्गतेराजाककुत्स्थइतिचाऽभवत्॥"राज्यंचकारधर्मज्ञःपितृपैतामहंबलात्॥"एतस्मिन्नंतरेदेवादैत्यैःसर्वेपराजिताः १३॥ जग्मुस्त्रिलोकाधिपतिंविष्णुंशरणमव्ययम् ॥ तान्प्रोवाचमहाविष्णुस्तदादेवान्सनातनः ॥ १४ ॥ विष्णुरुवाच ॥ पार्ष्णिग्राहंमहीपालंप्रार्थयंतुशशादजम् ॥ सहनिष्यतिवैदैत्यान्सग्रामेसुरसत्तमाः ॥ १५ ॥ आगमिष्यतिधर्मात्मासाहाय्यार्थेधनुर्धरः ॥ पराशक्तेःप्रसादेनसामर्थ्यतस्यचाऽतुलम् ॥ १६ ॥ हरेःसुवचनादेवाययुःसर्वेसवासवाः ॥ अयोध्यायांमहाराजशशादतनयंप्रति ॥ १७ ॥ तानागतान्सुरान्राजापूजयामासधर्मतः ॥ पप्रच्छागमनेराजाप्रयोजनमतन्द्रितः ॥ १८ ॥ धन्योऽहंपावितश्चाऽस्मिजीवितंसफलंमम ॥ यदागत्यगृहेदेवाददुश्चदर्शनेमहत्॥ ॥ १९ ॥ ब्रुवंतुकृत्यंदेवेशादुःसाध्यमपिमानवैः ॥ करिष्यामिमहत्कार्यंसर्वथाभवतांमहत् ॥ २० ॥ देवाऊचुः साहाय्यंकुरुराजेंद्रसखाभवशचीपतेः ॥ संग्रामेजयदैत्यद्रान्दुर्जयांस्त्रिदशैरपि ॥ २१ ॥ पराशक्तिप्रसादेनदुर्लभंनास्तितेक्वचित् ॥ विष्णुनाप्रेरिताश्चैवमागतास्तवसन्निधौ ॥ २२ ॥

राज ! इन्द्रादि देववृन्द हरिके यह सुधामय वचन सुनतेही अयोध्यानगरमें शशादतनय ककुत्स्थके निकट गये॥ १७॥देवताओंके उपस्थित होनेपर राजाने सावधान हो उनकी यथाविधि पूजाकर उनसे आनेका कारण पूछा॥ १८॥राजाने कहा हे देवताओ ! आपने अनुग्रहपूर्वक जब मेरे घर आय प्रत्यक्ष दर्शन दिया है तब मैं पवित्र और धन्य हुआ और मेरा जन्मभी सफल हुआ॥ १९॥हे देवेशवृन्द ! आपका क्या कार्य साधन करना होगा वह आप कहिये.वह मनुष्योंको कठिन होनेपरभी मै आपके उस महत्कार्यको अवश्यही करूंगा ॥२०॥ देवता बोले हे राजपुत्र ! तुम हमारी सहायताकर देवताओंसेभी अजय दैत्यपतियोंको समरमें जीतकर शचीपति इन्द्रके सहित मित्रता स्थापन करो॥ २१॥हे महाराज ! पराशक्तिके प्रसादसे तुमको कहीं भी कुछ दुर्लभ नहीं है अतएव विष्णुकी आज्ञासे हम तुम्हारे पास

आये है ॥ २२ ॥ राजाने कहा हे सुरसत्तमगण! सुराधिपति इन्द्र यदि उस युद्धके समय मेरे वाहन हों तो मै देवताओंका पार्ष्णिरक्षक ( दोनों ओर रक्षक ) हो सक्ता हूं॥ २३॥देवताओंके कारण अब मैं दानवोंके संग संग्राम करूंगा किन्तु इन्द्रकी पीठपर चढकर संग्रामस्थलमें जाऊंगा, यह मैंने आपसे सत्यही कहा है॥ २४॥ व्यासजी बोले हे राजेन्द्र ! तब देवताओंने इन्द्रसे कहा हे शचीपते! यह अद्भुत कार्यसम्पादन करना आपको अत्यन्त कर्तव्य है. अतएव आप लज्जा परित्याग कर इस नरेन्द्रके वाहन हूजिये ॥२५॥ सुरपति इन्द्र इस कार्यके करनेसे लज्जित हुए किन्तु हरिने उनको बारंवार उसमें नियुक्तकिया. अतएव देवराज इन्द्रने रुद्रके महावृषभकी समान वृषभमूर्ति धारण की ॥२६॥ राजा संग्राममें जानेके लिये उस वृषभपर चढे उन्होंने वृषभकी पीठपर बैठकर युद्ध किया था इसी कारण

राजोवाच ॥ पार्ष्णिग्राहोभवाम्यद्यदेवानांसुरसत्तमाः ॥ इंद्रोमेवाहनंतत्रभवेद्यदिसुराधिपः ॥ २३ ॥ संग्रामंतुकरिष्यामिदैत्यैर्देवकृतेऽधुना ॥ आरुह्येंद्रंगमिष्यामिसत्यमेतद्ब्रवीम्यहम् ॥ २४ ॥ तदोचुर्वासवंदेवाःकर्तव्यंकार्यमद्भुतम् ॥ पत्रंभवनरेंद्रस्यत्यक्त्वालज्जांशचीपते ॥२५॥लज्जमानस्तदाशक्रःप्रेरितोहरिणाभृशम् ॥ बभूववृषभस्तूर्णंरुद्रस्येवाऽपरोमहान् ॥ २६ ॥ तमारुरोहराजाऽसौग्रामगमनायवै ॥ स्थितःककुदियेनाऽस्यककुत्स्थस्तेनचाऽभवत् ॥ २७ ॥ इंद्रोवाहःकृतोयेनतेननाम्नेंद्रवाहकः॥ पुरंजितंतुदैत्यानांतेनाऽभूच्चपुरंजयः ॥ २८ ॥ जित्वादैत्यान्महाबाहुर्धनंतषांप्रदत्तवान् ॥ पप्रच्छचैवंराजर्षेरितिसख्यंबभूवह ॥२९॥ ककुत्स्थश्चाऽतिविख्यातोनृपतिस्तस्यवंशजाः ॥ काकुत्स्थाभुविराजानोबभूवुर्बहुविश्रुताः ॥३०॥ ककुत्स्थस्याऽभवत्पुत्रोधर्मपत्न्यांमहाबलः ॥ अनेनाविश्रुतस्तस्यपृथुःपुत्रश्चवीर्यवान् ॥ ३१ ॥ विष्णोरंशः स्मृतःसाक्षात्पराशक्तिपदार्चकः ॥ विश्वरंधिस्तुविज्ञेयःपृथोःपुत्रोनराधिपः ॥ ३२ ॥

उनका ककुत्स्थनाम हुआ ॥२७॥राजाने इन्द्रको वाहन किया इसकारण उनका नाम इन्द्रवाह और उन्होंने युद्धमें दानवोंके पुर जीते इससे उनका नाम पुरञ्जय हुआ था॥ २८॥उन महाबाहु राजाने दानवोंको समरमें पराजय करके उनकी धनसम्पत्ति देवताओंको प्रदान की. अनन्तर वह देवताओंसे विदा ले अपने नगरको चलेगये. हे महाराज ! इस प्रकार उन राजर्षिके संग इन्द्रका सख्यभाव उत्पन्न हुआ था॥ २९॥हे राजन् ! ककुत्स्थ पृथिवीतलमे अत्यन्त विख्यात हुए थे उनके वंशोत्पन्न राजाभी काकुत्स्थ कहकर पृथ्वीमे विशेष परिचित हैं॥ ३०॥धर्मपत्नीके गर्भसे ककुत्स्थको एक महाबलवान् पुत्र उत्पन्न हुआ उसका नाम काकुत्स्थ था उनका पुत्र पृथु अत्यन्त वीर्यवान् हुआ॥ ३१॥वह पृथु साक्षात् विष्णुके अंश थे. वह सदाही पराशक्तिके चरणकमलोंकी अर्चना करते थे. उनके पुत्र विश्वरन्धि हुए

उन्होंने राजा होकर राजत्व किया था ॥ ३२ ॥ उनके पुत्र श्रीमान् चन्द्र हुए उन्होंने राजा होकर राज्यशासन और अपने वंशको भलीभाँति बढाया था युवनाश्व नामक उनके एक पुत्र हुए वह अत्यन्त बलवान् और महातेजस्वी थे ॥ ३३ ॥ युवनाश्वके शावस्तनामक परमधार्मिक एक पुत्र उत्पन्न हुए. उन्होंने अमरावतीकी समान शावस्तीनामक एक अतिउत्तम पुरी बनाई ॥३४॥ महात्मा शावस्तके पुत्र बृहदश्व और बृहदश्वके पुत्र कुवलयाश्व हुए वह अपने बाहुबलसे सम्पूर्ण पृथ्वीके अधिपति हुए थे ॥३५॥ उन्होंने धुन्धुनामक दानवका संहारकिया इसीसे भूमण्डलमे धुन्धुमार नामसे अत्यन्त विख्यात हुए ॥ ३६ ॥ उनके पुत्र दृढाश्व हुए उन्होंने पृथ्वीका पालन किया उनके पुत्र श्रीमान् हर्यश्व ॥३७॥ और हर्यश्वके पुत्र निकुम्भ होकर वह पृथ्वीके अधिपति हुए. निकुम्भके पुत्र

चंद्रस्तस्यसुतःश्रीमान्राजावंशकरःस्मृतः॥तत्सुतोयुवनाश्वस्तुतेजस्वीबलवत्तरः॥३३॥ शावंतोयुवनाश्वस्यजज्ञेपरमधार्मिकः ॥ शावंतीनिर्मितातेनपुरीशक्रपुरीसमा॥३४॥ बृहदश्वस्तुपुत्रोभूच्छावंतस्यमहात्मनः ॥ कुवलयाश्वःसुतस्तस्यबभूवपृथिवीपतिः॥३५॥धुंधुर्नामाहतोदैत्यस्तेनाऽसौपृथिवीतले॥ धुंधुमारेतिविख्यातंनामप्रापाऽतिविश्रुतम्।३६।पुत्रस्तस्यदृढाश्वस्तुपालयामासमेदिनीम्॥ दृढाश्वस्यसुतःश्रीमान्हर्यश्वइतिकीर्तितः॥३७॥निकुंभस्तत्सुतःप्रोक्तोबभूवपृथिवीपतिः॥बर्हणाश्वोनिकुंभस्यकृशाश्वस्तस्यवैसुतः ॥ ३८ ॥ प्रसेनाजित्कृशाश्वस्यबलवान्सत्यविक्रमः॥तस्यपुत्रोमहाभागोयौवनाश्वेतिविश्रुतः॥३९॥यौवनाश्वसुतःश्रीमान्मांधातेतिमहीपतिः॥अष्टोत्तरहसस्रंतुप्रासादायेननिर्मिताः॥४०॥ भगवत्यास्तुतुष्टयर्थमहातीर्थेषुमानद॥मातृगर्भेनजातोऽसावुत्पन्नोजनकोदरे॥४१॥ निःसारितस्ततःपुत्रःकुक्षिंभित्त्वापितुःपुनः॥राजोवाच॥ नश्रुतंनचदृष्टंवाभवतातदुदाहृतम् ॥ ४२ ॥ असंभाव्यंमहाभागतस्यजन्मयथोदितम् ॥ विस्तरेणवदस्वाऽद्यमांधातुर्जन्मकारणम् ॥ ४३ ॥

बर्हणाश्व थे कृशाश्वनामक उनके एक पुत्र उत्पन्न हुए ॥३८॥ उनका पुत्र महाबलवान् प्रसेनजित् था उसके विक्रमकी सीमा नहीं थी. प्रसेनजित्के पुत्र महाभाग हुए॥३९॥हे महाभाग ! यौवनाश्वके पुत्र श्रीमान् मान्धाता हुए उन्होंने पृथ्वीमण्डलके अधीश्वर हो भगवतीको प्रसन्न करनेकी इच्छासे काशी इत्यादि नोंमें उनके अष्टोत्तर सहस्र ( एक हजार आठ ) मन्दिर बनाये ॥४०॥ हे मानद ! महातीर्थोंमें यह कार्य भगवतीको सन्तुष्ट करनेके लियेही किया ता माताके गर्भसे उत्पन्न न हो पिताके उदरसे उत्पन्न हुए थे ॥ ४१ ॥ तिस समय अमात्योंने पिताकी कुक्षिभेदकर पुत्रको निकालाथा जनमेजय महाभाग ! आपने जो कहा वह न कभी देखा और न कभी सुना ॥ ४२ ॥ इस प्रकार जन्मग्रहण करना अत्यन्त असम्भव है आप उन महात्माके

जन्मका कारण विस्तारसहित वर्णनकरके मेरा सन्देह दूर कीजिये॥ ४३॥ वह सर्वाङ्गसुन्दर राजाके उदरसे किसप्रकार प्रगट हुए? व्यासजीने कहा हे मुनिसत्तम गण! नरपति यौवनाश्व परमधार्मिक राजाके सन्तति कुछ न हुई॥ ४४॥ और उनके सौ रानी थीं राजा प्रायः सदाही पुत्रके लिये चिन्तासागरमें निमग्न रहतेथे ॥ ४५ ॥ एक समय वह पृथ्वीपति यौवनाश्व दुःखित हो पुत्रकी इच्छासे वनमें ऋषियोंके पवित्र आश्रममें गये॥ ४६॥ वह तपोवनमें पहुँचकर तपस्वियोंके सामने अत्यन्त लंबे लम्बे श्वास छोडने लगे उनको दुःखित देखकर ब्राह्मण कृपाके वशीभूतहुए॥ ४७॥ हे राजन्! तब ब्राह्मणोंने उनसे कहा हे पार्थिव ! आप किसकारण शोक प्रकाश करते हैं? हे महाराज ! आपके मनमें क्या दुःख है? वह सत्य कहो ॥ ४८॥ हम अवश्य आपके दुःखका प्रतिकार करैगे. यौवनाश्वने कहा हे मुनिसत्तमगण । मेरे

राजोदरेयथोत्पन्नःपुत्रःसर्वांगसुंदरः॥व्यासउवाच ॥ यौवनाश्वोनपत्योभूद्राजापरमधार्मिकः ॥ ४४ ॥ भार्याणांचशतंतस्यबभूवनृपतेर्नृप॥राजाचिंतापरःप्रायश्चिंतयामासनित्यशः॥४५॥ अपत्यार्थेयौवनाश्वोदुःखितस्तुवनंगतः।ऋषीणामाश्रमेपुण्येनिर्विण्णःसचपार्थिवः॥४६॥मुमोच दुःखितःश्वासांस्तापसानांचपश्यताम्॥दृष्ट्वातुदुःखितंविप्राबभूवुश्चकृपालवः॥४७॥ तमूचुर्ब्राह्मणाराजन्कस्माच्छोचसिपार्थिव॥किंतेदुःखंमहाराजब्रूहिसत्यंमनोगतम्॥४८॥प्रतीकारंकरिष्यामोदुःखस्यतवसर्वथा॥यौवनाश्वउवाच॥राज्यंधनंसदश्वाश्ववर्ततेमुनयोमम॥४९॥ भार्याणांच शतंशुद्धंवर्ततेविशदप्रभम्॥नाऽरातिस्त्रिषुलोकेषुकोऽप्यस्तिबलवान्मम ॥५०॥आज्ञाकरास्तुसामंतावर्ततेमंत्रिणस्तथा ॥एकंसंतानजंदुःखंनाऽन्यत्पश्यामितापसाः॥५१॥ अपुत्रस्यगतिर्नास्तिस्वर्गोनैवचनैवच॥तस्माच्छोचामिविप्रेंद्राःसंतानार्थंभृशंततः॥५२॥वेदशास्त्रार्थतत्त्वज्ञास्तापसाश्चकृतश्रमाः॥इष्टिंसंतानकामस्ययुक्तांज्ञात्वादिशंतुमे॥५३॥ कुर्वंतुममकार्यंवैकृपाचेदस्तितापसाः॥व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंराज्ञःकृपयापूर्णमानसाः ॥ ५४ ॥

राज्य धन, और उत्तम २ अश्व सम्पूर्णही विद्यमान है ॥४९॥ मेरे विमल शुद्धस्वभाववाली सौ रानियें विद्यमान हैं त्रिलोकमें मेरा कोई शत्रु भी नहीं है मेरी अपेक्षा बलवान् भी कोई नहीं है ॥ ५० ॥ सम्पूर्ण राजा और अमात्य मेरे आज्ञाकारी हैं किन्तु हे तपस्वियो । एकमात्र अपुत्रता दुःखनेही मेरा सम्पूर्ण सुख नष्ट किया है ॥ ५१ ॥ देखो पुत्रहीन मनुष्यको कभी स्वर्ग प्राप्त नहीं होता. अतएव हे विप्रेन्द्रगण । केवल सन्तानके लियेही मैं निरन्तर शोक करता हूं ॥५२॥ आप तपस्वी हैं विशेषकर बहुत परिश्रम करके वेद शास्त्रका सार मर्म जाना है अतएव सन्तानकी इच्छा करनेवाले पुरुषको कौन यज्ञ करना युक्तिसंगत है आप लोग इसकी मुझको आज्ञा दीजिये॥५३॥हे तपस्वियो । यदि आपकी मेरे प्रति कृपा हो तौ आप इस सत्कार्यका अनुष्ठान कीजिये, व्यासजी बोले हे महाराज !

राजाके यह वचन सुन उन्होंने दयास-पूर्ण हो॥ ५४ ॥स्थिरभावसे उनको इन्द्र जिस यज्ञके अधिष्ठात्री देवता थे ऐसा यज्ञ कराया भूपतिको पुत्र प्राप्तिके लिये प्रथम उन्होंने जलपूर्ण कलश स्थापन कराय॥ ५५॥वैदिक मंत्रद्वारा उसको अभिमंत्रित किया,राजा रात्रिके समय प्यासे हो उस यज्ञमें प्रविष्ट हुए॥ ५६ ॥और उसी समय ब्राह्मणोंको सोता हुआ देख वह मंत्रपूत जल स्वयं पिया ब्राह्मणोंने विधिके अनुसार जल उद्धृत और अभिमंत्रिकर राजाकी भार्याकेलिये संस्कारकिया था॥ ५७॥ किन्तु राजाने प्यासे होकर अज्ञानसे स्वयं वह जल पीलिया दूसरे दिन प्रातःकालके समय ब्राह्मण जलरहित कलश देख अत्यन्त शंकितहुए॥ ५८ ॥तब ब्राह्मणोंने राजासे पूंछा यह जल किसने पीया है.तब उन्होंने जाना कि,राजाने यह जल पीया है,यह दैवयोगसेही हुआहै॥ ५९ ॥मुनि यह जान यज्ञ समाप्त कर अपने अपने

कारयामासुरव्यग्रास्तस्येष्टिमिंद्रदेवताम् ॥ कलशःस्थापितस्तत्रजलपूर्णस्तुवाडवैः ॥ ५५ ॥ मंत्रितोवेदमंत्रैश्चपुत्रार्थंतस्यभूपतेः ॥ राजातद्यज्ञसदनंप्रविष्टस्तृषितोनिशि॥५६॥विप्रान्दृष्ट्वाशयानान्सपपौमंत्रजलंस्वयम् ॥ भार्यार्थसंस्कृतंविप्रैर्मंत्रितंविधिनोद्धृतम् ॥ ५७ ॥ पीतंराज्ञातृषार्तेनतदज्ञानान्नृपोत्तम ॥ व्युदकंकलशंदृष्ट्वातदाविप्राविशंकिताः ॥ ५८ ॥ पप्रच्छुस्तेनृपंकेनपीतंजलमितिद्विजाः ॥ राज्ञापीतंविदित्वातेज्ञात्वादैवबलंमहत् ॥ ५९ ॥ इष्टिंसमापयामासुर्गतास्तेमुनयोगृहान् ॥ गर्भंदधारनृपतिस्ततोमंत्रबलादथ ॥ ६० ॥ ततःकालेसउत्पन्नःकुक्षिंभित्त्वाऽस्यदक्षिणम् ॥ पुत्रंनिष्कासयामासुर्मन्त्रिणस्तस्यभूपतेः ॥ ६१ ॥ देवानांकृपयातत्रनममारमहीपतिः ॥ कंधास्यतिकुमारोऽयंमंत्रिणश्चुक्रुशुर्भृशम् ॥ ६२ ॥ तदेंद्रोदेशिनींप्रादान्मांधातेत्यवदद्वचः ॥ सोभवद्बलवान्राजामांधातापृथिवीपतिः ॥ ६३ ॥ तदुत्पत्तिस्तुभूपालकथितातवविस्तरात् ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेनवमोऽध्यायः ॥ ९॥ व्यासउवाच ॥ बभूवचक्रवर्तीसनृपतिःसत्यसंगरः ॥ मांधातापृथिवींसर्वामजयन्नृपतीश्वरः ॥ १ ॥

घरको चलेगये इसके उपरान्त राजाने उस यज्ञीय मंत्रबलसे गर्भधारण किया॥ ६० ॥ कुछ दिन व्यतीतहोनेपर सन्तान पुष्ट हुई तब उन राजाके मंत्रियोंने उनकी दक्षिणकुक्षि भेदकर पुत्रको निकाला॥ ६१ ॥केवल देवताओंकी कृपासे उस समय राजाकी मृत्यु न हुई यह कुमार किसका स्तन पान करेगा यह बात कह मंत्रिलोग अत्यन्त आक्षेप करनेलगे ॥ ६२॥ तब इन्द्रने 'मांधाता' अर्थात् मुझको (मेरी यहअमृतमय तर्ज्जनी अंगुली ) पियेगा यह उसके मुखमें तर्जनी अंगुली दी इसी कारणसे उन महाबलीका नाम मांधाता हुआ ॥ ६३ ॥ हे भूपाल ! यह मैंने आपसे उन मांधाताके उत्पन्न होनेका वृत्तान्त विस्तार पूर्वक कहा ॥ ६४ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां नवमोध्यायः ॥ ९ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! उन सत्यप्रतिज्ञ नरपति मांधाताने क्रमानुसार

सम्पूर्ण भूमण्डलको जीतकर राजाओंके अधीश्वर हो सार्वभौम उपाधि प्राप्त की ॥ १ ॥ हे महाराज ! राजराजेश्वर मांधाताके प्रभावका वृत्तान्त और अधिक क्या कहै तिस समय तस्कर उनके भयसे त्रस्त होकर पर्वतकी गुहामें भाग गयेथे इस कारण इन्द्रने इनका नाम त्रसदस्यु रक्खा ॥ २ ॥ उन्होंने नन्दपाल शशबिन्दुकी कन्या बिन्दुमतीका पाणिग्रहण किया उस पतिव्रता ललनाके अंग प्रत्यंगमें सम्पूर्ण सुलक्षण विद्यमान होनेसे उसके सौंदर्यकी सीमा नहीं थी ॥ ३ ॥ हे महाराज ! मांधाताने उसके गर्भसे सुविख्यात पुरुकुत्स और मुचुकुन्द दो पुत्र उत्पन्न किये ॥ ४ ॥ पुरुकुत्सके पुत्र अनरण्य हुए यह राजकुमार बृहदश्व नामसे प्रसिद्ध हुए परन्तु यह अत्यन्त धार्मिक और पितृभक्ति परायण थे ॥ ५ ॥ उनके पुत्र हर्यश्व हुये वह धार्मिक और परमार्थ तत्वके जाननेवाले

दस्यवोऽस्यभयत्रस्तायद्युर्गिरिगुहासुच ॥ इंद्रेणाऽस्यकृतंनामत्रसदस्युरितिस्फुटम् ॥ २॥ तस्यबिंदुमतीभार्याशशबिंदोःसुताऽभवत् ॥ पतिव्रतासुरूपाचसर्वलक्षणसंयुता ॥ ३ ॥ तस्यामुत्पादयामासमांधाताद्वौसुतौनृप ॥ पुरुकुत्संसुविख्यातंमुचुकुंदंतथाऽपरम् ॥ ४ ॥ पुरुकुत्सात्ततोरण्यःपुत्रःपरमधार्मिकः ॥ पितृभक्तिरतश्चाभूद्बृहदश्वस्तदात्मजः ॥ ५॥ हर्यश्वस्तस्यपुत्रोभूद्धार्मिकःपरमार्थवित् ॥ तस्याऽऽत्मजस्त्रिधन्वाभूदरुणस्तस्यचात्मजः ॥ ६ ॥ अरुणस्यसुतःश्रीमान्सत्यव्रतइतिश्रुतः ॥ सोऽभूदिच्छाचरः कामीमंदात्माह्यतिलोलुपः ॥ ७ ॥ सपापात्माविप्रभार्यांहृतवान्काममोहितः ॥ विवाहेतस्यविघ्नंसचकारनृपतेःसुतः ॥ ८ ॥ मिलिताब्राह्मणास्तत्रराजानमरुणंनृप ॥ ऊचुर्भृशंसुदुःखार्ताहाहताःस्मेतिचासकृत् ॥ ९ ॥ पप्रच्छराजातान्विप्रान्दुःखितान्पुरवासिनः ॥किंकृतंममपुत्रेणभवतामशुभंद्विजाः ॥ १० ॥ तन्निशम्यद्विजावाक्यंराज्ञोविनयपूर्वकम् ॥ तदोचुस्त्वरुणंविप्राःकृताशीर्वचनाभृशम् ॥ ११ ॥

थे उनके पुत्र त्रिधन्वा और त्रिधन्वाके पुत्र अरुण हुए ॥ ६ ॥ अरुणके पुत्र श्रीमान् सत्यव्रत हुए वह अत्यन्त लोभके वशीभूत कामुक मन्दस्वभाव और इच्छाकारी थे ॥ ७ ॥ एक समय उस पापात्मा राजकुमारने कामसे मोहित हो किसी ब्राह्मणकी भार्या हरणकर उसके विवाहमें विघ्न किया ॥ ८ ॥ हे राजन् ! सम्पूर्ण ब्राह्मण लोग मिल अत्यन्त परिताप करते करते राजा अरुणके समीप जाय वारंवार कहनेलगे हा ! हम मरगये ॥ ९ ॥ राजाने उन दुःखित स्त्री पुरवासी ब्राह्मणोंसे कहा हे विप्रवृन्द ! मेरे पुत्रने आपका क्या अनिष्ट कार्य किया है॥ १० ॥ राजाके यह विनययुक्त वचन सुन उन वेदके जाननेवाले ब्राह्मणोंने वारंवार आशीर्वाद देकर उनसे कहा हे राजन् ! आप बलवानोंमे अग्रगण्य हैं अतएव आपके पुत्र भी ऐसेही हैं अब उन्होंने विवाहस्थलमें एक विवाहित ब्राह्मणकी कन्याको बलपूर्वक

हरण किया है ॥ ११ ॥ १२ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! तब परमधार्मिक राजाने ब्राह्मणोंका यह वचन सत्य जान पुत्रसे कहा हे दुर्बुद्धे ! आज तैंने यह दुष्कार्य करके अपने सत्यव्रतनामको निष्फल किया ॥ १३ ॥ रे दुराचार ! तू मेरे घरसे निकलजा रे पापी ! मेरे अधिकारमें अब तू कभी नहीं रहसक्ता ॥ १४ ॥ तब सत्यव्रतने पिताको कुपित देखकर वारंवार कहा हे पितः ! मैं कहां जाऊं ? उन्होंने कहा तू श्वपचों (चांडालों) के सहित काल व्यतीत कर ॥ १५ ॥ तैंने ब्राह्मण की स्त्री हरण करके श्वपचका कार्य किया है अतएव उनके संग रहकर सुखपूर्वक काल व्यतीत कर ॥ १६ ॥ रे कुलपांशन ! मैं तेरे समान दुराचार पुत्रसे पुत्रवान् होनेकी इच्छा नहीं करता. विशेषकर तैंने वंशकी कीर्तिको नाश किया है अतएव रे दुष्टात्मन् ! तेरी जहां इच्छा हो वहां जा ॥ १७ ॥ सत्यव्रत कुपित पिताके

ब्राह्मणाऊचुः ॥ राजंस्तवसुतेनाऽद्यविवाहेप्रहृताकिल ॥ विवाहिताविप्रकन्याबलेनबलिनांवर ॥ १२ ॥ व्यासउवाच ॥ श्रुत्वातेषांवचस्त
थ्यंराजापरमधार्मिकः ॥ पुत्रमाहवृथानामकृतंतेदुष्टकर्मणा ॥ १३ ॥ गच्छदूरंसुमंदात्मन्दुराचारगृहान्मम ॥ नस्थातव्यंत्वयापापविषये
ममसर्वथा ॥ १४ ॥ कुपितंपितरंप्राहक्वगच्छामीतिवैमुहुः ॥ अरुणस्तमथोवाचश्वपाकैःसहवर्तय ॥ १५ ॥ श्वपचस्यकृतंकर्मद्विजदारापहा
रणम् ॥ तस्मात्तैःसहसंसर्गंकृत्वातिष्ठयथासुखम् ॥ १६ ॥ नाऽहंपुत्रेणपुत्रार्थीत्वयाचकुलपांसन ॥ यथेष्टंव्रजदुष्टात्मन्कीर्तिनाशःकृतस्त्व
या ॥ १७ ॥ सनिशम्यपितुर्वाक्यंकुपितस्यमहात्मनः ॥ निश्चक्रामपुरात्तस्मात्तरसाश्वपचान्ययौ ॥ १८ ॥ सत्यव्रतस्तदातत्रश्वपाकैःसहवर्तते ॥
धनुर्बाणधरःश्रीमान्कवचीकरुणालयः ॥ १९ ॥ यदानिष्कासितःपित्राकुपितेनमहात्मना ॥ गुरुणाऽथवसिष्ठेनप्रेरितोऽसौमहीपतिः ॥ २० ॥
तस्मात्सत्यव्रतस्तस्मिन्बभूवक्रोधसंयुतः ॥ वसिष्ठेधर्मशास्त्रज्ञेनिवारणपराङ्मुखे ॥ २१ ॥ केनचित्कारणेनाऽथपितातस्यमहीपतिः ॥
पुत्रार्थेऽसौतपस्तप्तुंपुरंत्यक्त्वावनंगतः ॥ २२ ॥

वचन सुन तत्काल उस पुरीसे बाहर निकल श्वपचोंके समीप गये ॥ १८ ॥ वह राजकुमार बख्तर पहर धनुर्बाण धारणकर तिससमय श्वपचोंके संग काल व्यतीत करने लगे किन्तु उन स्थानमें रहकरभी उनके हृदयमें करुणाका अभाव न हुआ ॥ १९ ॥ जब महात्मा पिताने कुपित उनको घरसे निकाला तिस समय गुरुदेव वसिष्ठजीने महीपतिको इस विषयमें नियुक्त किया था ॥ २० ॥ विशेषकर धर्मशास्त्रके जाननेवाले वसिष्ठजीने पुत्रके निकालनेमें उद्यत राजाको निवारण नहीं किया यह जानकर सत्यव्रत उनके प्रति कुपित हुए थे ॥ २१ ॥ उनके पिता किसी अनिर्वचनीय कारणसे नगरको त्यागकर पुत्रके लिये तपस्या करनेको वनमें गये ॥ २२ ॥

हे राजेन्द्र । इस अधर्मसे पाकशासन महेन्द्रने उस राज्यमें बारहवर्षतक एकवारही वर्षा न की ॥ २३ ॥ हे राजन् । उसी समय विश्वामित्र उस राज्यमें अपने स्त्री पुत्रोको छोडकर कौशिकी नदीके तटपर उग्र तपस्यामें प्रवृत्त हुए थे ॥ २४ ॥ तब कौशिककी वह परमसुन्दरी भार्या कुटुम्बका पालन करनेके लिये दुःखसे अत्यन्त कातर हुई ॥ २५ ॥ बालक क्षुधासे व्याकुल हो नीवार अन्न ( समा ) माँगते हुए अत्यन्त रोते है. पतिव्रता कौशिककी भार्या यह देखकर अत्यन्त दुःखित हुई॥ २६ ॥वह पुत्रोको क्षुधातुर देखकर दुःखित हो चिन्ता करने लगी कि,राजेश्वर राजाभी राजधानीमें नहीं है तो अब किससे मांगूं अथवा क्या उपाय करूँ ? ॥ २७ ॥ पतिभी समीप नहीं है. अतएव मेरे पुत्रोंकी कौन रक्षा करेगा ? बालक रात दिन रोते हैं इस कारण मेरे इस वृथा जीवन धारण करनेको

नववर्षतदातस्मिन्विषयेपाकशासनः ॥ समाद्वादशराजेंद्रतेनाऽधर्मेणसर्वथा ॥ २३ ॥ विश्वामित्रस्तदादारांस्तस्मिंस्तुविषयेनृप ॥ संन्यस्य कौशिकीतीरेचचारविपुलंतपः ॥ २४ ॥ कातरातत्रसंजाताभार्यावैकौशिकस्यह ॥ कुटुंबभरणार्थायदुःखितावरवर्णिनी ॥ २५ ॥ बालका न्क्षुधयाक्रांतान्रुदतःपश्यतीभृशम् ॥ याचमानांश्चनीवारान्कष्टमापपतिव्रता ॥ २६ ॥ चिंतयामासदुःखार्तातोकान्वीक्ष्यक्षुधातुरान् ॥ नृपोनास्तिपुरेह्यद्यकंयाचेवाकरोमिकिम् ॥ २७ ॥ नमेत्राताऽस्तिपुत्राणांपतिर्मेनास्तिसन्निधौ ॥ रुदंतिबालकाःकामंधिङ्मेजीवनमद्यवै ॥ ॥ २८ ॥ धनहीनांचमांत्यक्त्वातपस्तप्तुंगतःपतिः ॥ नजानातिसमर्थोपिदुःखितांधनवर्जिताम् ॥ २९ ॥ बालानांभरणंकेनकरोमिपतिना विना ॥ मरिष्यंतिसुताःसर्वेक्षुधयापीडिताभृशम् ॥ ३० ॥ एकंसुतंतुविक्रीयद्रव्येणकियतापुनः ॥ पालयामिसुतानन्यानेषमेविहितोविधिः ॥ ॥ ३१ ॥ सर्वेषांमारणंनाद्यायुक्तंममविपर्यये ॥ कालस्यकलनायाहंविक्रीणामितथात्मजम् ॥ ३२ ॥ हृदयंकठिनंकृत्वासंचिंत्यमनसासती ॥ सादर्भरज्ज्वाबद्ध्वाथगलेपुत्रंविनिर्गता ॥ ३३ ॥

धिक्कार है ॥२८॥ धनहीन अवस्थामे मुझको छोडकर पति तपस्या करनेको गये हैं, मैं धनके अभावसे कष्ट भोगती हूं वह समर्थ होकर भी यह नहीं जानसकते ॥ २९ ॥ पतिके अतिरिक्त मै किससे बालकोंका भरण पोषण करूं ? क्षुधासे पीडित होनेपर सम्पूर्ण पुत्रही कालके ग्रासमें पतित होंगे ॥ ३० ॥ जो हो एक पुत्रको बेंचकर जो कुछ द्रव्य मिलेगा उससे बचे हुए पुत्रोका पालन कर सकूंगी इस उपायका अवलम्बन करनाही मुझको उचित है ॥ ३१ ॥ इसके अन्यथा करके सम्पूर्ण पुत्रोंको सहसा मृत्युके मुखमें डालना मुझको किसी प्रकार उचित नहीं है, अतएव जीवनयात्रा निर्वाह करनेके लिये मैं एक पुत्रको बेंचूंगी ॥ ३२॥ वह सती मनमें इसप्रकार विचारपूर्वक अपने हृदयको कठिन कर कुशकी रस्सीमें पुत्रका गला बांध बाहर निकली ॥ ३३ ॥

वह मुनिपत्नी अवशिष्ट पुत्रोंका भरण करनेके लिये गर्भजात मध्यम पुत्रका गलाबांध उसको लेकर घरसे निकलीं ॥ ३४ ॥ राजासत्यव्रतने शोकसन्तापसे कातर
हुई उस तापसीको देखकर पूछा हे शोभने ! तुम इस किस कार्योंमें प्रवृत्त हुई हो॥ ३५॥तुम कौनहो! यह बालक क्यों रोता है तुम किसलिये इसका कण्ठ बांधकर
लिये जाती हो. हे चारुवदने ! इसका क्या कारण है यह तुम मुझसे सत्य कहो ॥३६॥ऋषिपत्नीने कहा हे नृपनन्दन ! मैं विश्वामित्रकी भार्या हूं यह मेरा औरस
पुत्र है अन्नके अभावसे गर्भजातपुत्रको इच्छानुसार बेचनेके लिये जाती हूं ॥ ३७ ॥ हे नृप ! मुझको मेरे स्वामी छोडकर कहीं तपस्या करने गये हैं और घरमें
भी कुछ अन्न नहीं है अतएव क्षुधासे कातर हुई अवशिष्ट सन्तानका भरण करनेके लिये मैं इसको बेंचूंगी ॥ ३८ ॥ सत्यव्रतने कहा हे पतिव्रते ! तुम पुत्रकी रक्षा
करो वनसे तुम्हारे पति जब तक इस स्थानमें नहीं आते हैं तबतक मैं तुम्हारे भरण पोषणके उपयुक्त आहारकी सामग्री दूंगा ॥ ३९ ॥ तुम्हारे आश्रम समीप

मुनिपत्नीगलेबद्ध्वामध्यमंपुत्रमौरसम् ॥ शेषस्यभरणार्थायगृहीत्वाचलितागृहात् ॥ ३४॥ दृष्टासत्यव्रतेनाऽऽर्तातापसीशोकसंयुता ॥ पप्रच्छनृ
पतिस्तांतुकिंचिकीर्षसिशोभने ॥ ३५ ॥ रुदंतंबालकंकंठेबद्धानयसिकाऽधुना ॥ किमर्थंचारुसर्वांगिसत्यंब्रूहिममाऽग्रतः ॥ ३६ ॥ ऋषिप
त्न्युवाच ॥ विश्वामित्रस्यभार्याहंपुत्रोऽयंमेनृपात्मज ॥ विक्रेतुमौरसंकामंगमिष्येविषमेसुतम् ॥ ३७ ॥ अन्नंनास्तिपतिर्मुक्त्वागतस्तप्तुंनृ
पक्वचित् ॥विक्रीणामिक्षुधार्तैनंशेषस्यभरणायवै ॥२८॥ राजोवाच॥पतिव्रतेरक्षपुत्रंदास्यामिभरणंतव॥ तावदेवपतिस्तेऽत्रवनाच्चैवाऽऽगमिष्य
ति ॥ ३९ ॥वृक्षेतवाऽऽश्रमाभ्याशेभक्ष्यंकिंचिन्निरंतरम् ॥ बंधयित्वागमिष्यामिसत्यमेतद्ब्रवीम्यहम् ॥ ४० ॥ इत्युक्तासातदातेनराज्ञाकौशिक
कामिनी ॥ विबंधंतनयंकृत्वाजगामाऽऽश्रममंडलम् ॥ ४१ ॥ सोऽभवद्गालवोनामगलबंधान्महातपाः॥सातुस्वस्याऽऽश्रमेगत्वामुमोदबालकै
र्वृता ॥ ४२॥ सत्यव्रतस्तुभक्त्याचकृपयाचपरिप्लुतः ॥ विश्वामित्रस्यचमुनेःकलत्रंतद्बभारह ॥ ४३ ॥ वनेस्थितान्मृगान्हत्वावराहान्महि
षांस्तथा॥विश्वामित्रवनाभ्याशेमांसंवृक्षेबबंधह ॥ ४४ ॥

किसी वृक्षमें कुछेक भक्ष्य द्रव्य नित्य बांध आया करूंगा. यह मैं तुमसे सत्यही कहता हूं ॥४०॥ विश्वामित्रकी पत्नी राजाके यह वचन सुन पुत्रका बंधन छोड
अपने आश्रममें चलीगई ॥ ४१ ॥ गला बंधनके कारण वह बालक गालवनामसे प्रसिद्ध होकर अन्तमें महातपा ऋषि हुआ. तब विश्वामित्रकी भार्या अपने
आश्रममें जाय पुत्रोंसे परिवृत हो आनन्द अनुभव करनेलगी ॥४२॥ परन्तु सत्यव्रत भक्ति और कृपासे पूर्ण हो विश्वामित्रमुनिकी भार्याका भार वहन करनेलगे
॥ ४३ ॥ वह वनके वराह, मृग और महिषको मारकर उनका मांस विश्वामित्रकी पत्नी और पुत्रोंके लिये लेजाकर जिस स्थानमें वास करे उसी तपोवनके
समीप वृक्षमें बांध आते ॥ ४४ ॥

ऋषिपत्नी वह मांस लेकर पुत्रोंको भक्षण करनेके लिये देती. इसी प्रकार उसने अत्युत्तम भक्ष्य प्राप्तकर अत्यन्त सुख अनुभव किया ॥ ४५॥इधर नरपति अरुणके वनमे तपस्या करनेकोचलेजानेपर वसिष्ठमुनि अयोध्यानगरीके राज्य और अन्तःपुर समस्तहीकी सावधानतासे रक्षा करने लगे॥ ४६॥ सत्यव्रतभी पिताकीआज्ञानुसार नित्य पशुमारकर जीविकानिर्वाह करते और धर्ममें निरत रहकर नगरके बाहर वनमें वास करते थे॥ ४७॥ सत्यव्रतने किसी कारणसे वसिष्ठके ऊपर सदाही मनमें कोप धारण कर रक्खा था. क्योंकि पिताने जब धार्मिक प्रिय पुत्रको परित्याग किया तब उन्होंने उन राजाको निवारण नहीं किया. हे महाराज! यही उनके कोपका कारण जानना चाहिये ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ सात पग न चलनेसे पाणिग्रहण कर्म समाप्त नहीं होता अतएव उसके हुए विना कन्याहरण करनेसे

ऋषिपत्नीगृहीत्वातन्मांसंपुत्रानदात्ततः॥ निर्वृतिंपरमांप्रापप्राप्यभक्ष्यमनुत्तमम् ॥४५॥ अयोध्यांचैवराज्यंचतथैवांतःपुरंमुनिः॥गतेतप्तुंनृपेत
स्मिन्वसिष्ठःपर्यरक्षत ॥ ४६ ॥ सत्यव्रतोऽपिधर्मात्माह्यतिष्ठन्नगराद्बहिः॥पितुराज्ञांसमास्थायपशुघ्नव्रतवान्वने ॥ ४७॥ सत्यव्रतोह्यकस्माच्चक
स्यचित्कारणान्नृपः॥वसिष्ठेचाऽधिकंमन्युंधारयामासनित्यदा ॥४८॥ त्यज्यमानंवनेपित्राधर्मिष्ठंचप्रियंसुतम् ॥ नवारयामाससमुनिर्वसिष्ठःका
रणेनह ॥ ४९ ॥ पाणिग्रहणमंत्राणांनिष्ठास्यात्सप्तमेपदे ॥ जानन्नपिसधर्मात्माविप्रदारपरिग्रहे ॥५०॥ कस्मिंश्चिद्दिवसेऽरण्येमृगाभावेमहीप
तिः ॥ वसिष्ठस्यचगांदोग्ध्रीमपश्यद्वनमध्यगाम् ॥ ५१ ॥ तांजघानक्षुधार्तस्तुक्रोधान्मोहाच्चदस्युवत् ॥ वृक्षेबबंधतन्मांसंनीत्वास्वयमभक्षय
त् ॥ ५२ ॥ ऋषिपत्नीसुतान्सर्वान्भोजयामासतत्तदा॥शंकमानामृगस्येतिनगोरितिचसुव्रत॥ ५३॥ वसिष्ठस्तुहतांदोग्ध्रींज्ञात्वाक्रुद्धस्तमब्रवी
त् ॥ दुरात्मन्किंकृतंपापंधेनुघातात्पिशाचवत् ॥५४॥ एवंतेशंकवःक्रूराःपतंतुत्वरितास्त्रयः॥गोवधाद्दारहरणात्पितुःक्रोधात्तथाभृशम्॥५५॥

ब्राह्मणकी पत्नी हरण करना नहीं होता "कन्या हरण है" धर्मात्मा वसिष्ठने यह कारण जानकरभी उनको निषेध नहीं किया॥५०॥एकदिन राजपुत्र सत्यव्रतने मृगयामें किसी पशुको न पाकर वनमें वसिष्ठकी दुग्धवती धेनुको देखा तब॥५१॥राजाने क्षुधासे कातर हो क्रोध और मोहसे दस्युकी समान धेनुकी हत्या की और उसका कुछेक मांस विश्वामित्रकी स्त्रीको भक्षण करानेके लिये वृक्षमे बाँधकर अवशिष्टमांस स्वयं भक्षण किया ॥ ५२॥ हे सुव्रत ! तिस समय विश्वामित्रकी पत्नीने इस मांसको गोमांस न जानकर यह मृगका मांस है इस प्रकार जान वह सम्पूर्ण मांस पुत्रोंको भक्षण कराया॥५३॥ इधर वसिष्ठजीने अपनी कामधेनुके विनाशका वृत्तान्त जान क्रोधके वशीभूत हो सत्यव्रतसे कहा रे दुरात्मन् ! धेनु मारकर पिशाचकी समान तूने क्या पापकार्य किया है॥५४॥ गोबध द्विजपत्नी हरण और

पिताका अत्यन्त क्रोध इन तीन अपराधोंसे तेरे मस्तकपर तीन शंकु अर्थात् कुष्ठवत् तीन पापचिह्न शीघ्र पतित हो॥ ५५॥ अबसे तू सम्पूर्ण प्राणियोंको पिशाचकी समान अपना रूप दिखाकर पृथ्वीमें त्रिशंकु नामसे विख्यात होगा ॥ ५६ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! राजा सत्यव्रत वसिष्ठसे इस प्रकार शापको प्राप्त हो उस आश्रममें रहकर कठोर तपस्याका अनुष्ठान करने लगे ॥५७॥ परन्तु वह किसी मुनि पुत्रसे अनुत्तम मंत्र प्राप्त कर परमाप्रकृति शिवा भगवती देवीके ध्यान में निमग्न हुए॥ ५८ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः॥ १० ॥ जनमेजय बोले हे महामते! जब वसिष्ठने नृपनन्दन त्रिशंकुको शाप दिया, तब वह किसप्रकार उसशापसे छूटे थे? यह आप मुझसे कहिये॥ १ ॥ व्यासजी बोले हे राजन्! सत्यव्रत वसिष्ठके शापसे पिशाचत्वको प्राप्त होनेपर देवीके प्रति भक्ति

त्रिशंकुरितिनाम्नावैभुविख्यातोभविष्यसि॥ पिशाचरूपमात्मानंदर्शयन्सर्वदेहिनाम्॥५६॥ व्यासउवाच॥ एवंशप्तोवसिष्ठेनतदासत्यव्रतोनृपः ॥ चचारचतपस्तीव्रंतस्मिन्नेवाऽऽश्रमेस्थितः॥५७॥ कस्माच्चिन्मुनिपुत्राच्चप्राप्यमंत्रमनुत्तमम्॥ ध्यायन्भगवतींदेवींप्रकृतिंपरमांशिवाम् ॥५८॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेदशमोऽध्यायः॥ १० ॥ जनमेजयउवाच॥ वसिष्ठेनचशप्तोऽसौत्रिशंकुर्नृपतेःसुतः ॥ कथंशापाद्विनिर्मुक्तस्तन्मे ब्रूहिमहामते॥ १ ॥ व्यासउवाच ॥ सत्यव्रतस्तथाशप्तःपिशाचत्वमवाप्तवान्॥ तस्मिन्नेवाऽऽश्रमेतस्थौदेवीभक्तिपरायणः ॥ २ ॥ कदाचिन्नृपतिस्तत्रजप्त्वामंत्रंनवाक्षरम्॥ होमार्थंब्राह्मणान्गत्वाप्रणम्योवाचभक्तितः॥ ३॥ भूमिदेवाःशृणुध्वंवैवचनंप्रणतस्यमे॥ ऋत्विजोममसर्वेऽत्रभवंतःप्रभवंतुह॥ ४॥ जपस्यचदशांशेनहोमःकार्योविधानतः॥ भवद्भिःकार्यसिद्ध्यर्थंवेदविद्भिःकृपापरैः॥५॥ सत्यव्रतोऽहंनृपतेःपुत्रोब्रह्मविदांवराः॥ कार्यममविधातव्यंसर्वथासुखहेतवे॥६॥ तच्छ्रुत्वाब्राह्मणास्तत्रतमूचुर्नृपतेःसुतम्॥ शप्तस्त्वंगुरुणाप्राप्तंपिशाचत्वंत्वयाऽधुना ॥७॥

परायण हो उसी आश्रममें समय व्यतीत करनेलगे ॥ २ ॥ एक दिन उन्होंने नवाक्षर मंत्र जपकर उस भगवतीमंत्रका पुरश्चरण करानेके लिये ब्राह्मणोंके समीप जाय भक्तिपूर्वक प्रणाम करके कहा ॥ ३॥ हे ब्राह्मणो ! आप मेरा वचन सुनिये मैं विनयसहित आपके निकट प्रार्थना करता हूं कि, आप सब मेरे ऋत्विक् हों ॥ ४ ॥ आप वेदके जाननेवाले हैं इस कारण मेरे प्रति कृपाकर यथाविधि कार्यसिद्धिकेलिये जपका दशांश होम कीजिये ॥ ५ ॥ हे विप्रवरगण ! मेरा नाम सत्यव्रत है विशेषकर मै राजपुत्र हूं .मेरा मंगल करनेके लिये यह कार्य सम्पादन करना आपको अवश्य कर्तव्य है ॥६॥ ब्राह्मणोंने इस प्रकार राजपुत्रके चवन

सुनकर उनसे कहा हे राजपुत्र ! तुम गुरुसे शापित होकर पिशाचपनेको प्राप्त हुए हो॥७॥अब तुम्हारा वेदमे अधिकार नहीं है विशेषकर तुमकोजोपिशाचता प्राप्त हुई है वह सम्पूर्ण लोकोंमे निन्दनीय है इसकारण अब तुम यागार्ह नहीं हो सक्के॥८॥व्यासजी बोले हे महाराज! राजपुत्रने उनके यह वचन सुन दुःखित होकर विचारा कि, मेरे जीवनको धिक्कार है अब मै वनमें रहकर क्या करूंगा॥९॥पिताने मुझको त्यागन किया है इससे राज्यभ्रष्ट हुआ इसपरभी गुरुके शापसे पिशाचपनेको प्राप्त हुआ हूं अतएव अब मै क्या करूं ? कुछ स्थिर नहीं कर सक्ता ॥ १० ॥ तब राजनन्दनने काष्ठ लाय बडी चिता बनाय चण्डिकादेवीको स्मरण किया और उनका मंत्र जपते जपते चितामें प्रवेश करनेको कृतसंकल्प हुए ॥ ११ ॥ फिर राजकुमारने सन्मुख चिता प्रज्वलितकर स्नान किया और उसमें प्रवेश

नयागार्होऽसितस्मात्त्वंवेदेष्वनधिकारतः॥पिशाचत्वमनुप्राप्तंसर्वलोकेषुगर्हितम् ॥८॥ व्यासउवाच॥तन्निशम्यवचस्तेषांराजादुःखमवापह ॥ धिग्जीवितमिदंमेऽद्यकिंकरोमिवनेस्थितः॥९॥ पित्राचाऽहंपरित्यक्तःशप्तश्चगुरुणाभृशम् ॥ राज्याद्भ्रष्टःपिशाचत्वमनुप्राप्तःकरोमिकिम् ॥१०॥ तदापृथुतरांकृत्वाचितांकाष्ठैर्नृपात्मजः ॥ सस्मारचंडिकां देवींप्रवेशमनुचिंतयन् ॥११॥ स्मृत्वादेवींमहामायांचितांप्रज्वलितांपुरः॥ कृत्वास्नात्वाप्रवेशार्थंस्थितःप्रांजलिरग्रतः ॥१२॥ ज्ञात्वाभगवतीतंतुमर्तुकामंमहीपतिम् ॥ आजगामतदाकाशंप्रत्यक्षंतस्यचाऽग्रतः ॥ १३ ॥ दत्त्वाऽथ दर्शनंदेवीतमुवाचनृपात्मजम् ॥ सिंहारूढामहाराजमेघगंभीरयागिरा ॥ १४ ॥ देव्युवाच ॥ किंतेव्यवसितंसाधोहुताशेमातनुंत्यज ॥ स्थिरो भवमहाभागपितातेजरसान्वितः ॥१५॥ राज्यंदत्त्वावनेतुभ्यंगंताऽस्तितपसेकिल ॥विषादंत्यजहेवीरपरश्वोहनिभूपते ॥ १६ ॥ नेतुंत्वामागमिष्यंतिसचिवाश्चपितुस्तव ॥ मत्प्रसादात्पिताचत्वामभिषिच्यनृपासने ॥१७ ॥ जित्वाकामंब्रह्मलोकंगमिष्यत्येषनिश्चयः॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वातंतदादेवीतत्रैवांतरधीयत ॥१८॥

करनेके लिये हाथ जोडकर खडे हो देवी महामायाका स्तव करनेलगे ॥ १२ ॥ उसी समय भगवती उस महीपतिकी मृत्युकामना जान तत्काल सिंहके पीठपर चढ उनके ऊपर स्थित आकाश मार्गसे आई ॥ १३ ॥ और फिर प्रत्यक्ष दर्शन दे मेघकी समान गम्भीर वचनोंके द्वारा उन नृपनन्दनसे कहने लगीं ॥ १४ ॥ हे साधो! तुमने मनमें यह क्या निश्चय किया है!तुम अग्निमे कदापि शरीरका त्याग मत करो स्थिर होओ. हे महाभाग!तुम्हारे पिताको इससमय बुढापा आगया है ॥१५॥ वह तुमको राज्य देकर तप करनेके लिये वनमे जायँगे अतएव हे वीरवर ! विषाद छोड दो. हे भूपते ! परसोंके दिन ॥ १६ ॥ तुम्हारे पिताके मंत्री तुम्हारे लेनेको आवेगे मेरे प्रसादसे तुम्हारे पिता तुमको राज्यमे अभिषिक्त करेंगे॥१७॥और यथासमयमे कामना जीतकर ब्रह्मलोकको जायँगे इसमें सन्देह नहीं.

महीपतिने मनमें इस प्रकार चिन्ता करके उसको आलिंगन किया ॥ ३१ ॥ और समझाबुझाकर अपने समीप स्थित आसनपर बैठाया बैठेहुए पुत्रसे वह राजा प्रेमपूर्वक बोले ॥ ३२ ॥ अर्थात् नीतिशास्त्रविशारद राजा प्रेमगद्गद, वचनसे प्रीतिपूर्वक कहनेलगे राजा बोले हे पुत्र ! सर्वदा धर्ममें मति रखना और ब्राह्मणोंका सन्मान करना तुम्हारा कर्तव्य है ॥ ३३ ॥ तुम न्यायके अनुसार धन ग्रहण करके सर्वदा प्रजाकी रक्षा करो कहींभी मिथ्या बात नहीं कहना चाहिये अथवा किसीप्रकार कुमार्गमे नहीं जाना चाहिये ॥ ३४ ॥ किन्तु साधुलोगोंका वचन सम्यक्प्रकार प्रतिपालन करने उचित हैं. तपस्वियोंकी पूजा करनी चाहिये इन्द्रिय जय करना और क्रूरस्वभाव तस्करोंको वध करना उचित है ॥३५॥ हे पुत्र ! कार्यसिद्धिके लिये मंत्रियोंसे मन्त्रण करके उसको गुप्त रखना चाहिये ॥ ३६ ॥

राज्यार्हश्चातिमेधावीजानताधर्मनिश्चयम् ॥ इतिसंचिंत्यमनसातमालिंग्यमहीपतिः ॥३१॥ आसनेस्वसमीपस्थेसमाश्वास्योपवेशयत्॥ उपविष्टंसुतंराजाप्रेमपूर्वमुवाचह ॥ ३२॥ प्रेमगद्गदयावाचानीतिशास्त्रविशारदः॥राजोवाच ॥ पुत्रधर्मेमतिःकार्यामाननीयामुखोद्भवाः ॥ ३३ ॥ न्यायागतंधनंग्राह्यंरक्षणीयाःसदाप्रजाः॥नासत्यंक्काऽपिवक्तव्यंनाऽमार्गेगमनंक्वचित् ॥३४॥ शिष्टप्रोक्तंप्रकर्तव्यंपूजनीयास्तपस्विनः॥हंतव्यादस्यवःक्रूराइंद्रियाणांतथाजयः॥३५॥कर्तव्यःकार्यसिद्ध्यर्थंराज्ञापुत्रसदैवहि ॥ मंत्रस्तुसर्वथागोप्यःकर्तव्यःसचिवैःसह॥३६॥ नोपेक्ष्योल्पोपिक्तिनारिपुःसर्वात्मनासुत॥नविश्वसेत्परासक्तंसचिवंचतथानतम् ॥३७॥ चाराःसर्वत्रयोक्तव्याःशत्रुमित्रेषुसर्वथा॥धर्मेमतिःसदाकार्यादानंदद्याच्चनित्यशः॥३८॥शुष्कवादोनकर्तव्योदुष्टसंगंचवर्जयेत् ॥ यष्टव्याविविधायज्ञाःपूजनीयामहर्षयः॥३९॥नविश्वसेत्स्त्रियंक्काऽपिस्त्रैणंद्यूतरतंनरम् ॥ अत्यादरोनकर्तव्योमृगयायांकदाचन ॥ ४० ॥ द्यूतेमद्येतथागेयेनूनंवारवधूषुच ॥ स्वयंतद्विमुखोभूयात्प्रजास्तेभ्यश्चरक्षयेत् ॥४१॥ ब्राह्मेमुहूर्तेकर्तव्यमुत्थानंसर्वथासदा॥ स्नानादिकंसर्वविधिंविधायविधिवद्यथा ॥ ४२ ॥

शत्रु यदि अतिसामान्यभी हो तथापि कार्यकुशल राजा उसकी कभी उपेक्षा न करैं शत्रु परायेप्रति अनुरक्त होकर यदि अवनतभी हो तोभी उसका विश्वास न करै॥ ॥ ३७॥क्या शत्रु क्या मित्र सवके निकट दूतोंको नियुक्त करना चाहिये सदा धर्ममें अनुराग दर्शन और सदा दान करना ॥ ३८ ॥ वृथा वितण्डावाद करना अनुचित है दुष्टोंका संग नहीं करना चाहिये. हे पुत्र ! तुम महर्षियोंकी पूजा और अनेक प्रकारके यज्ञोंका अनुष्ठान करो ॥३९॥ स्त्री, स्त्रैण पुरुष और द्यूतनिरत पुरुषोंका कभी विश्वास न करना. मृगयामे अत्यन्त आसक्त होना कभी उचित नहीं है ॥४०॥ द्यूतक्रीडा मद्य गीत और वारवनिता इन सब विषयोंसे विरक्त रहना और प्रजाओंकी भी इस कार्यसे रक्षा करना ॥४१॥ नित्य ब्राह्ममुहूर्त्तमें उठकर फिर स्नानादि समस्त कर्त्तव्य कार्यका अनुष्ठान करना ॥ ४२ ॥

हे पुत्र! गुरुके निकट देवीमन्त्रमें दीक्षित होकर भक्तिपूर्वक परमाशक्ति भगवतीकी महती पूजा करनी. पराशक्तिके चरणकमलोंकी पूजा करनेसे जन्म सफल होताहै॥ ॥४३॥हे पुत्र! जोपुरुष महादेवीकी केवल एकवारमात्रभी महती पूजा करके उनका, चरणामृत जल पान करते हैं उन पुरुषोंको फिर कभी जननीके गर्भमें जन्मग्रहण नहीं करना पडता यह स्थिर निश्चय है॥४४॥वह महादेवीही इस सम्पूर्ण देखनेवाली वस्तुका स्वरूप है वही द्रष्टा और साक्षि चैतन्यस्वरूप है इस प्रकार भावमें रत पूर्णात्मा होकर निर्भय चित्तसे वास करै॥४५॥प्रतिदिन नैमित्तिक कार्य समापन करके ब्राह्मणोंकी सभामें जाना चाहिये और उनको बुलाकर धर्मशास्त्रका सिद्धान्त पूँछना चाहिये॥४६॥वेद और वेदान्त पारग ब्राह्मण अवश्य पूजनीय है अतएव उनकी पूजा कर पात्र विचार सदा गो भूमि और सुवर्ण इत्यादि दान करना ॥४७॥

पराशक्तेःपरांपूजांभक्त्या कुर्यात्सुदीक्षितः ॥ पुत्रैतज्जन्मसाफल्यंपराशक्तेःपदार्चनम् ॥४३॥ सकृत्कृत्वामहापूजांदेवीपादजलंपिबन्॥ नजातुजननीगर्भेगच्छेदितिविनिश्चयः ॥ ४४ ॥ सर्वंदृश्यंमहादेवीद्रष्टासाक्षीचसैवहि ॥ इतितद्भावभरितस्तिष्ठेन्निर्भयचेतसा॥ ४५ ॥ कृत्वानित्यविधिसम्यग्गंतव्यंसदसिद्विजान्॥समाहूयचप्रष्टव्योधर्मशास्त्रविनिर्णयः ॥४६॥संपूज्यब्राह्मणान्पूज्यान्वेदवेदांतपारगान् ॥ गोभूहिरण्यादिकंचदेयंपात्रेषुसर्वदा॥४७॥अविद्वान्ब्राह्मणःकोऽपिनैवपूज्यःकदाचन ॥ आहारादधिकंनैवदेयंमूर्खायकर्हिचित् ॥ ४८ ॥ नवालोभात्त्वयापुत्रकर्तव्यंधर्मलंघनम् ॥ अतःपरंनकर्तव्यंक्वचिद्विप्रावमाननम् ॥ ४९ ॥ ब्राह्मणाभूमिदेवाश्चमाननीयाःप्रयत्नतः ॥ कारणंक्षत्रियाणांचद्विजाएवनसंशयः ॥ ५० ॥ अद्भ्योऽग्निर्ब्रह्मणःक्षत्रमश्मनोलोहमुत्थितम् ॥ तेषांसर्वत्रगंतेजःस्वासुयोनिषुशाम्यति ॥ ५१ ॥ तस्माद्राज्ञाविशेषेणमाननीयामुखोद्भवाः ॥ दानेनविनयेनैवसर्वथाभूतिमिच्छता ॥ ५२ ॥

किसी अविद्वान् ब्राह्मणकी कभी पूजा न करना मूर्ख पुरुषको आहारसे अधिक और कुछ दान न करै॥४८॥हे वत्स ! लोभके वशीभूत होकर कभी धर्म उल्लघन न करना और यह सदा मनमें विचार रक्खो कि, अबसे ब्राह्मणोंका कभी अपमान नहीं करूंगा ॥ ४९ ॥ ब्राह्मण क्षत्रियोंके कारण और विशेष कर उनके भूलोकके देवता हैं अतएव यत्नसहित ब्राह्मणोंके सन्मानकी रक्षा करनी चाहिये इसमें त्रुटि न करनी ॥ ५० ॥ जलसे अग्नि, ब्राह्मणसे क्षत्र और पत्थरसे लोहा उत्थित होता है इनका तेज सर्वत्रगामी होनेपरभी स्वस्वयोनिके संग विरोध उपस्थित होनेपर उसमेंही प्रशमित होता है यह निश्चय जानो ॥५१॥जो राजा अपनी

उन्नतिकी कामना करै वह दान और निश्चयसे ब्रह्मके मुखसे प्रगट ब्राह्मणोंका भलीभाँति सन्मान करै ॥ ५२ ॥ धर्म शास्त्रके अनुसार सदा नीतिका अनुसरण करै और न्यायानुसार धन संग्रह करके राजकोश पूर्ण करना ॥ ५३ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायामेकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज । जब पिताने पुत्रको इस प्रकार उपदेश दिया तब नरपति त्रिशंकुने प्रणत होकर प्रेमसे रुद्धकण्ठ हो पितासे कहा आप जो आज्ञा देंगे मैं वही करूंगा ॥ १ ॥ तब नरपतिने वेदशास्त्रके जाननेवाले मंत्रज्ञ ब्राह्मणोंको बुलाकर शीघ्र अभिषेककी सामग्री मँगाई ॥ २ ॥ सम्पूर्ण तीर्थोंका जल मँगाया सब राजाओंको आदर सहित बुलाया पिताने पुत्र त्रिशंकुको पवित्रदिन देख राज्यमें अभिषिक्त कर उसको विधिके अनुसार राजासन दान किया ॥ ३ ॥ ॥ ४ ॥ तदनन्तर नृपति, भार्याके सहित पवित्र वानप्रस्थाश्रम ग्रहणकर वनमें जाय गंगाके तटपर कठोर तपस्याका अनुष्ठान करने लगे ॥ ५ ॥ फिर कालधर्मके

दंडनीतिःसदाकार्याधर्मशास्त्रानुसारतः ॥ कोशस्यसंग्रहःकार्योनूनंन्यायागतस्यह ॥ ५३ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेएकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ एवंप्रबोधितःपित्रात्रिशंकुःप्रणतोनृपः ॥ तथेतिपितरं प्राहप्रेमगद्गदयागिरा ॥ १ ॥ विप्रानाहूयमंत्रज्ञान्वेदशास्त्रविशारदान् ॥ अभिषेकायसंभारान्कारयामाससत्वरम् ॥ २ ॥ सलिलंसर्वतीर्थानांसमानाय्यविशांपतिः ॥ प्रकृतीश्चसमाहूयसामंतान्भूपतींस्तथा ॥ ३ ॥ पुण्येह्निविधिवत्तस्मैददावासनमुत्तमम् ॥ अभिषिच्यसुतंराज्येत्रिशंकुंविधिवत्पिता ॥ ४ ॥ तृतीयमाश्रमंपुण्यंजग्राहभार्ययायुतः ॥ वनत्रिपथगाकूलेचचारदुश्चरंतपः ॥ ५ ॥ कालेप्राप्तेययौस्वर्गंपूजितस्त्रिदशैरपि ॥ इंद्रासनसमीपस्थोरराजरविवत्सदा ॥ ६ ॥ राजोवाच ॥ पूर्वंभगवताप्रोक्तंकथायोगेनसांप्रतम् ॥ सत्यव्रतोवसिष्ठेनशप्तोदोग्ध्रीवधात्किल ॥ ॥ ७ ॥ कुपितेनपिशाचत्वंप्रापितोगुरुणाततः ॥ कथंमुक्तःपिशाचत्वादित्येतत्संशयःप्रभो ॥ ८ ॥ नसिंहासनयोग्योहिभवेच्छापसमन्वितः ॥ मुनिनामोचितःशापात्केनाऽन्येनचकर्मणा ॥ ९ ॥ एतन्मेब्रूहिविप्रर्षेशापमोक्षणकारणम् ॥ आनीतस्तुकथंपित्रास्वगृहेतादृशाकृतिः ॥ १० ॥

वशीभूत हो राजा स्वर्गको गये वहां देवताओंसे सन्मानित हो इन्द्रासनके समीपमें सर्वदा सूर्यकी समान दीप्ति पानेलगे ॥ ६ ॥ जनमेजयने कहा हे भगवन् ! आपने कथा प्रसंगमें पहले कहा है कि, जब सत्यव्रतने धेनुवध किया था तब महर्षि वसिष्ठने कुपित होकर उनको ॥ ७ ॥ पिशाच होओ यह कहकर शाप दिया था. सम्प्रति किसप्रकार वह पिशाचत्वसे छूटे ? इसका मुझको अत्यन्त सन्देह होता है ॥ ८ ॥ सत्यव्रत शापग्रस्त होनेसे सिंहासनके अयोग्य हुए किन्तु मुनिवरने किस कार्य द्वारा उनको शापसे छुडाया ॥ ९ ॥ इस शापसे पिशाचाकृति पुत्रको पिताने किसप्रकार गृहमें बुलाया. हे विप्रर्षे ! अब उनकी मुक्तिका कारण मुझसे भलीभाँति वर्णन कीजिये ॥ १० ॥

व्यासजीने कहा वसिष्ठके शापसे सत्यव्रत शीघ्र पिशाचत्वको प्राप्त हो अत्यन्त कुत्सित दुर्द्धर्ष ( सहनेके अयोग्य ) और सर्वलोकको भयदायक होगयेथे ॥ ११॥ किन्तु जब उन्होंने भक्तिभावसे देवीकी उपासना की तब देवीने प्रसन्न होकर उनको दिव्यदेह दान की ॥ १२ ॥ देवीके कृपामृत सींचनेसे उनका पाप क्षय और पिशाचाकृति दूर होगई. तब सत्यव्रत पापरहित होकर अत्यन्त तेजस्वी हुए ॥१३॥ परमशक्तिके प्रसादसे वसिष्ठ उनके प्रति प्रसन्न हुए उनके अनुग्रहसे पिताभी सत्यव्रतके ऊपर प्रसन्न हुए ॥ १४ ॥ पिताके मरजानेपर धर्मात्मा सत्यव्रत राजा हो राज्यशासन और बीच बीचमें अनेक प्रकार यज्ञोंका अनुष्ठान कर देवदेवी सनातनीकी अर्चना करने लगे ॥१५॥हे महाराज ! इन त्रिशंकुके हारिश्चन्द्रनामक एक परम सुन्दर पुत्र उत्पन्न हुआ उस शोभायमान राजपुत्रके अंगमें

॥व्यासउवाच॥वसिष्ठेनचशप्तोऽसौसद्यःपैशाचतांगतः ॥ दुर्वेषश्चाऽतिदुर्धर्षःसर्वलोकभयंकरः ॥११॥यदैवोपासितादेवीभक्त्यासत्यव्रतेनह॥ तयाप्रसन्नयाराजन्दिव्यदेहःकृतःक्षणात् ॥१२॥ पिशाचत्वंगतंतस्यपापंचैवक्षयंगतम् ॥ विपाप्माचाऽतितेजस्वीसंभूतस्तत्कृपामृतात् ॥१३॥ वसिष्ठोऽपिप्रसन्नात्माजातःशक्तिप्रसादतः॥पिताऽपिचवभूवाऽस्यप्रेमयुक्तस्त्वनुग्रहात् ॥ १४ ॥ राज्यंशशासधर्मात्मामृतेपितरिपार्थिवः ॥ ईजेचविविधैर्यज्ञैर्देवदेवींसनातनीम् ॥ १५ ॥ तस्यपुत्रोबभूवाऽथहरिश्चंद्रःसुशोभनः ॥ लक्षणैःशास्त्रनिर्दिष्टैःसंयुतश्चाऽतिसुंदरः ॥ १६ ॥ युवराजंसुतंकृत्वात्रिशंकुःपृथिवीपतिः ॥ मानुषेणशरीरेणस्वर्गंभोक्तुंमनोदधे ॥ १७ ॥ वसिष्ठस्याऽऽश्रमंगत्वाप्रणम्यविधिवन्नृपः ॥ उवाचवचनंप्रीतःकृतांजलिपुटस्तदा ॥ १८ ॥राजोवाच ॥ ब्रह्मपुत्रमहाभागसर्वमंत्रविशारद ॥ विज्ञप्तिंमेसुमनसाश्रोतुमर्हसितापस ॥ १९ ॥ इच्छामेऽद्यसमुत्पन्नास्वर्गलोकसुखायच ॥ अनेनैवशरीरेणभोगान्भोक्तुममानुषान् ॥ २० ॥ अप्सरोभिश्चसंवासःक्रीडितुंनंदनेवने ॥ देवगंधर्वगानंच श्रोतव्यंमधुरंकिल ॥ २१ ॥

सम्पूर्ण शास्त्रविहित सुलक्षण विराजमान थे॥१६॥पृथ्वीपति त्रिशंकुने पुत्रको युवराज करके मनुष्य देहसेही स्वर्ग भोगकरनेकी इच्छा की॥ १७॥तब राजाने प्रसन्न चित्तसे वसिष्ठके आश्रममें जाय विधिपूर्वक प्रणाम कर हाथ जोड उनसे कहा॥१८॥हे तपोधन ! आप ब्रह्माके पुत्र और सम्पूर्ण वैदिकमंत्रोंके पारदर्शी हैं इस कारण आपके सौभाग्यकी सीमा नहीं है, अतएव आपसे एक विषय निवेदन करता हूं आप प्रसन्नचित्तसे वह सुनिये॥१९॥इस समय इस मनुष्य शरीरसेही स्वर्गलोकके सुख और सम्पूर्ण देवताओंकी भोग्यवस्तु भोगकरनेकी इच्छा उपस्थित हुई है॥२०॥नन्दनवनमें विहार,अप्सराओंके संग सहवास और देव गन्धर्वोंके मधुर संगीत सुन

नेकी इच्छा उत्पन्न हुई है॥ २१ ॥ अतएव हे महामुने।मैं जिससे इसी शरीरके द्वारा स्वर्गमें वास करसकूं आप मुझको ऐसेही यज्ञमें नियोजित कीजिये ॥२२॥
हे मुनिवर ! आप यह कार्य सम्पादन करनेमे भलीभाँति समर्थ है.अतएव आप मेरे कार्यमें इससमय प्रवृत्त हूजिये. आप यज्ञकरके मुझको शीघ्रही दुर्लभ देवलोक
प्रदान कीजिये ॥ २३ ॥ वसिष्ठने कहा हे राजन् ! मनुष्य देहसे स्वर्गमें वास करना अत्यन्त दुर्लभ है. मृतकपुरुष पुण्यबलसे स्वर्गमें वास करते है यही वीर प्र
सिद्ध है ॥ २४ ॥ अतएव हे सर्वज्ञ ! तुम्हारा मनोरथ दुर्लभ है इस कारण मैं इससे डरता हूँ. हे महाराज ! जीवित पुरुषको अप्सराओंके सहित सहवास अत्य
न्त दुर्लभ है ॥२५॥ अतएव हे महाभाग ! पहले यज्ञका अनुष्ठान कीजिये फिर यह देह त्यागकर स्वर्ग प्राप्त कीजिये. व्यासजीने कहा हे महाराज ! महर्षि वसि

याजयत्वंमखेनाऽशुतादृशेनमहामुने ॥ यथाऽनेनशरीरेणवसेलोकंत्रिविष्टपम् ॥ २२ ॥ समर्थोऽसिमुनिश्रेष्ठकुरुकार्यंममाऽऽधुना ॥
प्रापयाऽऽशुमखंकृत्वादेवलोकंदुरासदम् ॥ २३ ॥ वसिष्ठउवाच ॥ राजन्मानुषदेहेनस्वर्गेवासःसुदुर्लभः ॥ मृतस्यहिध्रुवंस्वर्गःकथितःपुण्यक
र्मणा ॥ २४ ॥ तस्माद्बिभेमिसर्वज्ञदुर्लभाच्चमनोरथात् ॥ अप्सरोभिश्चसंवासोजीवमानस्यदुर्लभः ॥ २५ ॥ कुरुयज्ञान्महाभागमृतःस्वर्ग
मवाप्स्यसि ॥ व्यासउवाच ॥ इत्याकर्ण्यवचस्तस्यराजापरमदुर्मनाः ॥२६॥ उवाचवचनंभूयोवसिष्ठंपूर्वरोपितम् ॥ नत्वंयाजयसेब्रह्मन्गर्वावे
शाच्चमांयदि ॥ २७ ॥ अन्यंपुरोहितंकृत्वायक्ष्येऽहंकिलसांप्रतम् ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यवसिष्ठःकोपसंयुतः ॥ २८ ॥ शशापभूपतिंचेति
चांडालोभवदुर्मते ॥ अनेनत्वंशरीरेणश्वपचोभवसत्वरम् ॥ २९ ॥ स्वर्गकृंतनपापिष्ठसुरभीवधदूषित ॥ ब्रह्मपत्नीहरोच्छिन्नधर्ममार्गविदूषक
॥ ३० ॥ नतेस्वर्गगतिःपापमृतस्याऽपिकथंचन ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तोगुरुणाराजंस्त्रिशंकुस्तत्क्षणादपि ॥ ३१ ॥

ष्ठ धेनुवधके कारण पहलेसेही राजाके प्रति रोषयुक्त थे इसकारण उन्होंने राजासे ऐसे वचन कहे फिर राजा यह सुनकर अत्यन्त विमन हो ॥२६॥ महर्षिसे फिर
कहनेलगे हे ब्रह्मन् ! गर्वके अत्यन्त वशीभूत हो यदि आप मुझको यज्ञ न करावेंगे ॥२७॥ तो मै इससमय दूसरे पुरोहितको बुलाकर यज्ञका अनुष्ठान करूंगा.
वसिष्ठने राजाके इस प्रकार वचन सुन कुपित होकर ॥ २८ ॥ उनको शाप दिया रे दुर्मते!तू चाण्डाल हो अधिक क्या तू शीघ्रही इस शरीरसे श्वपच पिशाच हो
॥२९॥जिससे स्वर्ग मार्ग रोकता है. तैंने उसी प्रकार पापकार्य किया है तैंने ब्राह्मणकी पत्नी हरणकर धर्ममार्ग नष्ट किया है तू गोवध करके दूषित हुआ है और
तू धर्म विदूषक है॥ ३०॥अतएव हे पापिष्ठ!तेरे मरनेपरभी कभी स्वर्ग प्राप्त न होगा. व्यासजीने कहा हे राजन्!त्रिशंकु गुरुके ऐसे निष्ठुर वचन सुनतेही तत्काल।३१।

उसी शरीरसे वहां श्वपचाकृति हुए तिसी समय उनके सुवर्णकुण्डल लोहमय होगये ॥ ३२॥ उनके शरीरमे जो सुगन्धित चन्दन था वह विष्ठाकी समान गन्धयुक्त होगया उनके जो मनोहर पीताम्बर युगल परिधान थे वह नीलवर्ण होगये॥ ३३॥ उन महात्माके शापसे उनका शरीर हाथीके समान वर्णयुक्त होगया॰ हे राजन्! जो परमाशक्तिके उपासक है उनके कोपसे इसीप्रकार फल होता है इसमें सन्देह नहीं ॥ ३४ ॥ अतएव शक्तिके भक्त मनुष्यका अपमान करना कभी उचित नहीं है. हे मुनिसत्तम! वसिष्ठ देवीके गायत्री जपमें सदा तत्पर थे इसीकारण उनके कोपसे राजाकी दुर्दशा हुई इसमें क्या विचित्रता है॥ ३५॥ तब राजा त्रिशंकु अपना निन्दनीय देह देखकर दुःखित हुए और घर नहीं गये बरन दीनवेशसे वनको चलेगये ॥ ३६ ॥ राजा त्रिशंकु दुःखसे अभिभूत हो चिन्ता करने

तत्रतेनशरीरेणबभूवश्वपचाकृतिः ॥ कुंडलेऽश्ममयेवापिजातेतस्यचतत्क्षणात् ॥ ३२ ॥ देहेचंदनगंधश्चविगंधोह्यभवत्तदा ॥ नीलवर्णेऽथसंजातेदिव्येपीतांबरेतनौ ॥ ३३ ॥ गजवर्णोभवद्देहःशापात्तस्यमहात्मनः ॥ शक्त्युपासकरोषेणफलमेतदभून्नृप ॥ ३४ ॥ तस्माच्छ्रीशक्तिभक्तोहिनाऽवमान्यःकदाचन ॥ गायत्रीजपनिष्ठोहिवसिष्ठोमुनिसत्तमः ॥ ३५ ॥ दृष्ट्वानिंद्यंनिजंदेहंराजादुःखमवाप्तवान् ॥ नजगामगृहेदीनोवनमेवाऽभितोययौ ॥ ३६ ॥ चिंतयामासदुःखार्तस्त्रिशंकुःशोकविह्वलः ॥ किंकरोमिक्वगच्छामिदेहोमेऽतीवनिंदितः ॥ ३७ ॥ कर्तव्यंनैवपश्यामियेनमेदुःखसंक्षयः ॥ गृहेगच्छामिचेत्पुत्रःपीडितोऽग्रभविष्यति ॥ ३८ ॥ भार्याऽपिश्वपचंदृष्ट्वानांगीकारं करिष्यति ॥ सचिवानादरिष्यंतिवीक्ष्यमामीदृशंपुनः ॥३९॥ ज्ञातयोबंधुवर्गश्चसंगतोनभजिष्यति ॥ सर्वैस्त्यक्तस्यमेनूनंजीवितान्मरणंवरम् ॥ ४० ॥ विषंवाभक्षयित्वाद्यपतित्वावाजलाशये ॥ कृत्वावाकंठपाशंचदेहत्यागंकरोम्यहम् ॥ ४१ ॥

लगे मेरा शरीर ऐसा हुआ है अतएव इस अवस्थामें कहाँ जाऊं अथवा क्या उपाय करूं ॥ ३७ ॥ जिससे मेरा दुःख दूर हो ऐसा कोई उपाय नहीं दीखता. यदि घर जाऊं तो पुत्र मेरी यह अवस्था देखकर अत्यन्त कातर होगा इसमें सन्देह नहीं ॥३८॥ भार्या मुझको श्वपचाकृति देखकर फिर ग्रहण न करेगी मंत्री भी मेरा इस प्रकार अंग देखकर पहलेकी समान आदर न करेंगे ॥ ३९ ॥ विशेषकर ज्ञाति और बान्धव वर्ग मेरे निकट आय पहलेकी समान सेवा नहीं करेंगे. अतएव परित्यक्त होकर जीवित रहनेकी अपेक्षा मरनाही श्रेष्ठ है इसमें सन्देह नहीं ॥ ४० ॥ मैं विषपान कर अथवा जलाशयमें डूब वा गलेमें रस्सी बाँध जीवनत्याग करूंगा ॥ ४१ ॥

अथवा बलपूर्वक देह प्रज्वलित अग्निमें विधिके अनुसार जलाऊंगा किंवा निराहार रहकर इस अत्यन्त दूषितजीवको विसर्जन करूंगा ॥ ४२ ॥ किन्तु हा इससे आत्महत्याका पाप होगा इसकारण हत्यादोषके वशीभूत हो प्रतिजन्ममे फिर श्वपचत्व और शाप प्राप्त होगा ॥ ४३ ॥ मनमें इसप्रकार विचार भूपतिने फिर चिन्ताकरके स्थिर किया कि, अब आत्महत्या करना मुझको कभी उचित नहीं है ॥ ४४ ॥ इस कर्मविपाकका भोग होनेसे वह अवश्य दूर होगा, अतएव इस देहसे वनमे अपने कियेहुए कर्मोंको भोगूं ॥४५॥ विशेषकर भोगनेके अतिरिक्त प्रारब्धकार्य कभी दूर नहीं होता. अतएव जो जो शुभ अथवा अशुभ कार्य किये हैं इस स्थानमें वह सम्पूर्ण भोगूंगा ॥ ४६ ॥ मै सदाही पवित्र आश्रमके समीप स्थानमें वास तीर्थस्थानमें पर्यटन अंबिकाका स्मरण और साधुओंकी सेवा

अग्नौवाज्वलितेदेहंजुहोमिविधिवद्बलात् ॥ कृत्वावाऽनशनंप्राणांस्त्यजामिदूषितान्भृशम् ॥ ४२ ॥ आत्महत्याभवेन्नूनंपुनर्जन्मनिजन्मनि॥श्वपचत्वंचशापश्चहत्यादोषाद्भवेदपि ॥४३॥ पुनर्विचार्यभूपालश्चेतसासमचिंतयत् ॥ आत्महत्यानकर्तव्यासर्वथैवमयाऽधुना ॥ ४४ ॥ भोक्तव्यंस्वकृतंकर्मदेहेनाऽनेनकानने ॥ भोगेनाऽस्यविपाकस्यभवितासर्वथाक्षयः ॥ ४५ ॥ प्रारब्धकर्मणांभोगादन्यथानक्षयोभवेत् ॥ तस्मान्मयाऽत्रभोक्तव्यंकृतंकर्मशुभाशुभम् ॥ ४६ ॥ कुर्वन्पुण्याश्रमाभ्याशेतीर्थानांसेवनंतथा ॥ स्मरणंचांबिकायास्तुसाधूनांसेवनंतथा ॥ ४७ ॥ एवंकर्मक्षयंनूनंकरिष्यामिवनेवसन् ॥ भाग्ययोगात्कदाचित्तुभवेत्साधुसमागमः ॥ ४८ ॥ इतिसंचिंत्यमनसात्यक्त्वास्वनगरंनृपः ॥ गंगातीरेगतःकामंशोचंस्तत्रैवसंस्थितः ॥ ४९ ॥ हरिश्चंद्रस्तदाज्ञात्वापितुःशापस्यकारणम् ॥ दुःखितःसचिवांस्तत्रप्रेषयामास पार्थिवः ॥ ५० ॥ सचिवास्तत्रगत्वाऽशुतमूचुःप्रश्रयान्विताः ॥ प्रणम्यश्वपचाकारंनिःश्वसंतंमुहुर्मुहुः ॥ ५१ ॥ राजन्पुत्रेणतेनूनंप्रेषितान्ससुपागतान् ॥ अवेहिसचिवांस्त्वन्नोहरिश्चंद्राज्ञयास्थितान् ॥ ५२ ॥

करूंगा ॥४७॥ वनमें वास करके इसप्रकार निश्चयही कर्मक्षय करूंगा अनन्तर भाग्यवश यदि कभी साधुसमागम संघटित हो तबही मेरी कार्यसिद्धि होगी ॥ ४८॥ नरपति मनमे इस प्रकार चिन्ता कर अपने नगरको छोड गंगाके तटपर गये और अनेक अनुताप करके उस सुरनदीके पुलिनमें स्थितिकरने लगे ॥४९॥ इधर पृथ्वीपति हरिश्चन्द्रने पिताके शापका कारण जान दुःखित हृदयसे मंत्रियोंको उनके निकट भेजा ॥५०॥ जिस समय राजा चाण्डालकी समान हो वारंवार श्वास छोड रहेथे उसी समय मंत्रियोंने उनके निकट उपस्थित हो अति विनीतभावसे प्रणाम करके कहा ॥ ५१ ॥ हे राजन् ! आपके पुत्रने हमको भेजा है

उनकी अनुमतिके अनुसार हम आपके पास आये हैं हम राजा हरिश्चन्द्रके आज्ञानुवर्त्ती मन्त्री है यह आप सत्य जानिये॥५२॥हे नरनाथ! आपके पुत्र युवराज ने जो कहा है सो सुनिये. उन्होंने कहा है कि, हमारे पिताको तुम शीघ्र इसस्थानमें ले आओ ॥ ५३ ॥ अतएव हे राजन् ! मनकी वेदना छोडकर राजधानीमें चलिये क्या मन्त्रीलोग क्या प्रजालोग सम्पूर्णही आपकी सदा सेवा करेंगे ॥५४॥ गुरुदेव वसिष्ठ जिससे आपके प्रति दयायुक्त हों हम सम्पूर्ण उसी प्रकार उनको प्रसन्न करेंगे तो अवश्यही वह महातेजा प्रसन्न होकर शीघ्र आपका दुःख दूर करेंगे ॥ ५५ ॥ हे राजन् ! आपके पुत्रने इस प्रकार अनेक बातें कही हैं अतएव आप इससमय अपने घरको चलिये॥५६॥व्यासजीने कहा हे नरनाथ ! उन श्वपचाकृति नरपतिने उनके यह वचन सुनकरभी अपने घर जानेकी इच्छा न की ॥

युवराजसुतःप्राहयत्तच्छृणुनराधिप ॥ आनयध्वंनृपंयूयंसंमान्यपितरंमम ॥ ५३ ॥ तस्माद्राजन्समागच्छराज्यंप्रतिगतव्यथः ॥ सेवां सर्वेकरिष्यतिसचिवाश्चप्रजास्तथा ॥ ५४ ॥ गुरुंप्रसादयिष्यामःसयथातुदयेतवै ॥ प्रसन्नोऽसौमहातेजादुःखस्यांतंकरिष्यति ॥ ५५ ॥ इतिपुत्रेणतेराजन्कथितंबहुधाकिल ॥ तस्माद्गमनमेवाऽऽशुरोचतांनिजसद्मनि ॥ ५६ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितेषांनृपःश्रुत्वाभाषितंश्वपचाकृतिः ॥ स्वगृहंगमनायाऽसौनमतिंकृतवानदः ॥ ५७ ॥ तानुवाचतदावाक्यंव्रजंतुसचिवाःपुरम् ॥ गत्वापुरंमहाभागाब्रुवंतुवचनान्मे ॥ ५८ ॥ नागमिष्याम्यहंपुत्रकुरुराज्यमतंद्रितः ॥ मानयन्ब्राह्मणान्देवान्यजन्यज्ञैरनेकशः॥ ५९ ॥ नाऽहंश्वपचवेषेणगर्हितेनमहात्मभिः ॥ आगमिष्याम्ययोध्यायांसर्वेगच्छंतुमाचिरम् ॥ ६० ॥ पुत्रंसिंहासनेस्थाप्यहरिश्चंद्रंमहाबलम् ॥ कुर्वंतुराज्यकर्माणियूयंतत्रममाज्ञया ॥ ६१॥ इत्यादिष्टास्ततस्तेतुरुरुदुश्चाऽऽतुराभृशम् ॥ सचिवानिर्ययुस्तूर्णंनत्वातंचवनाश्रमात् ॥ ६२ ॥ अयोध्यायामुपागत्यपुण्येऽह्निविधिपूर्वकम् ॥ अभिषेकंतदाचक्रुर्हरिश्चंद्रस्यमूर्ध्निते ॥ ६३ ॥

॥५७॥ वरन् उनसे कहा कि, हे मंत्रियो ! तुम घरको लौट जाओ और तुम घर जायकर मेरे वचनानुसार पुत्रसे कहो कि॥५८॥अब मैं घरको नहीं आऊंगा तुम आलस्य छोड सावधान होकर राज्यशासन करो विशेषकर ब्राह्मणोंका सन्मान और अनेक यज्ञोका अनुष्ठान तथा देवताओंकी अर्चना करो॥५९॥ मैं इस निन्दनीय चाण्डालवेशसे महानुभाव गणोंके सहित अयोध्यामें जानेकी इच्छा नहीं करता अतएव तुम शीघ्रही अयोध्याको जाओ॥६०॥मेरे आज्ञानुसार मेरे पुत्र महाबल हरिश्चन्द्रको सिंहासनपर स्थापितकर तुम राज्य कार्य सम्पादन करो ॥ ६१ ॥ अनन्तर मंत्रियोंने राजाकी इसप्रकार आज्ञा सुन कातर हृदयसे अत्यन्त रोदन किया और उनको प्रणामकर शीघ्रही वनाश्रमसे निकले ॥६२॥ तिसकाल उन्होंने अयोध्यामें आये पवित्र दिन देख हरिश्चन्द्रके मस्तकमें विधिपूर्वक

मन्त्रपूत अभिषेकजल प्रदान किया ॥ ६३ ॥ वह तेजस्वी धर्मनिष्ठ हरिश्चन्द्र राजाकी आज्ञानुसार राज्यमे अभिषिक्त हो निरन्तर पिताको स्मरण कर मंत्रियोंके सहित धर्मानुसार राज्य शासन करने लगे ॥६४॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः ॥१२॥ जनमेजयने कहा हे मुनिसत्तम ! नरपतिकी आज्ञानुसार मंत्रियोंने हरिश्चन्द्रको राज्यपदमें अभिषिक्त किया किन्तु त्रिशंकु उस चाण्डाल देहसे किसप्रकार छूटे ? वह आप मुझसे कहिये ॥१॥ यह गंगाके तटपर पवित्र जलमें स्नानकर वनमें प्राणपरित्यागपूर्वक शापसे छूटे थे अथवा गुरु वसिष्ठदेवने कृपा करके उनकी शापसे रक्षा की थी? ॥ २ ॥ हे ऋषिवर ! मैं उन नरपतिका चरित्र सुननेकी अत्यन्त इच्छा करता हूं इस कारण आप उनके सब अद्भुत चरित्र मुझसे विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये ॥३॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! राजा पुत्रको राज्यपदमें अभिषिक्तकर सन्तुष्टचित्त हुए और भगवती भवानीका ध्यान करते हुए उस वनमें काल व्यतीत करने लगे ॥ ४ ॥

अभिषिक्तस्तुतेजस्वीसचिवाश्चनृपाज्ञया ॥ राज्यंचकारधर्मिष्ठःपितरंचिंतयन्भृशम् ॥६४॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेद्वादशोऽध्यायः॥१२॥राजोवाच॥हरिश्चंद्रःकृतोराजासचिवैर्नृपशासनात्॥त्रिशंकुस्तुकथंमुक्तस्तस्माच्चांडालदेहतः ॥१॥ मृतोवावनमध्येतुगंगातीरेपरिप्लुतः॥गुरुणावाकृपांकृत्वाशापात्तस्माद्विमोचितः॥२॥एतद्वृत्तांतमखिलंकथयस्वममाग्रतः॥चरितंतस्यनृपतेःश्रोतुकामोऽस्मिसर्वथा ॥ ३॥ व्यासउवाच ॥ अभिषिक्तंसुतंकृत्वाराजासंतुष्टमानसः ॥ कालातिक्रमणंतत्रचकारचिंतयञ्छिवाम् ॥ ४ ॥ एवंगच्छतिकालेतुतपस्तप्त्वासमाहितः ॥ द्रष्टुंदारान्सुतादींश्चतदाऽगात्कौशिकोमुनिः ॥५॥ आगत्यस्वजनंदृष्ट्वासुस्थितंमुदमाप्तवान् ॥ भार्यांपप्रच्छमेधावीस्थितामग्रेसपर्यया ॥६॥ दुर्भिक्षेतुकथंकालस्त्वयानीतःसुलोचने ॥ अन्नंविनात्विमेबालाःपालिताःकेनतद्वद ॥७॥ अहंतपसिसंबद्धोनाऽऽगतःशृणुसुंदरि ॥ किंकृतंतुत्वयाकान्तेविनाद्रव्येणशोभने ॥ ८ ॥ मयाचिंताकृतातत्रश्रुत्वादुर्भिक्षमद्भुतम् ॥ नागतोऽहंविचार्यैवंकिंकरिष्यामिनिर्धनः ॥ ९ ॥

इस प्रकार कुछ काल व्यतीत होनेपर कुशिकपुत्र विश्वामित्र एकाग्रचित्तसे तपस्याका अनुष्ठान समाप्तकर स्त्री और पुत्रोंको देखनेके लिये अपने घर आये ॥ ५ ॥ वह बुद्धिमान् घर आये पुत्रोंको स्वच्छन्दतासे रहते देख अत्यन्त आनन्दित हुए और जब उनकी भार्या उनकी सेवा करनेके लिये सन्मुख आई तब उन्होंने उससे पूँछा ॥ ६ ॥ हे सुलोचने ! दुर्भिक्षके समय तुमने किसप्रकार काल व्यतीत किया ? घरमें कुछ भी अन्न नहीं था. तो इन बालकोंका किस उपायसे प्रतिपालन किया यह तुम मुझसे कहो ॥७॥ हे सुन्दरि ! मैं तपश्चर्य्यामें सम्यक् प्रकार बँधा हुआ था इसकारण तुम्हारा पालन करनेके लिये यहाँ नहीं आसका किन्तु हे कान्ते ! तुमने खाद्य द्रव्यके अभावसे क्या उपाय अवलम्बन किया था ॥ ८ ॥ हे शोभने ! मैने अद्भुत दुर्भिक्षका वृतान्त

सुनकर तिसकाल विचार किया कि, मै धनहीन हूं इस कारण इस समय वहाँ जाकर क्या करूंगा ? इसप्रकार विचार करही मै यहाँ नहीं आया॥९॥हे वामोरु तब मैं एकदिन भूँखसे अत्यन्त कातर हो कोई उपाय न देखकर एक चाण्डालके घरमें चोरभावसे घुसा ॥ १०॥ घरमें घुसकर श्वपचको सोताहुआ देखा तब मैं भूँखसे अत्यन्त कातर हो उसकी पाकशालाको ढूंढताहुआ उसमें उपस्थित हुआ ॥११॥ भोजनकी हांडी उघाडकर भोजनके लिये जिससमय पक्क कुत्तेका मांस ग्रहणकिया तिसी समय उस श्वपचने मुझको देखा॥१२॥उसने मुझसे आदरपूर्वक पूंछा कि,तुम कौन हो?किसकारण रात्रिके समय मेरे घरमे घुसेहो।अथवा किसलिये पाककी हाँडी उघाडतेहो ? तुम्हारा क्या प्रयोजन है सो मुझसे कहो ॥ १३ ॥ हे सुन्दरि ! जब चाण्डालने मुझसे यह बात पूंछी तब मैं भूँखसे अत्यन्त कातर था इसकारण मैंने अपनी इच्छा गद्गदस्वरसे कही ॥ १४ ॥ मैं तपस्वी ब्राह्मण हूं क्षुधासे अत्यन्त क्लेश पाय चौरभावसे तुम्हारे घरमें आय इस हाँडीमें भक्ष्यद्रव्य

अहमप्यतिवामोरुपीडितःक्षुधयावने ॥ प्रविष्टश्चौरभावेनकुत्रचिच्छ्वपचालये ॥१०॥ श्वपचंनिद्रितंदृष्ट्वाक्षुधयापीडितोभृशम्॥महानसंपरिज्ञाय भक्ष्यार्थंसमुपस्थितः॥११॥यदाभांडंसमुद्घाट्यपक्वंश्वतनुजामिषम्॥गृह्णामिभक्षणार्थायतदादृष्टस्तुतेनवै ॥१२॥ पृष्टःकस्त्वंकथंप्राप्तोगृहेमेनिशि सादरम्॥ब्रूहिकार्यंकिमर्थंत्वमुद्घाटयसिभांडकम्॥१३॥इत्युक्तःश्वपचेनाऽहंक्षुधयापीडितोभृशम्॥ तमवोचंसुकेशान्तेकामंगद्गदयागिरा ॥१४॥ ब्राह्मणोऽहंमहाभागतापसःक्षुधयार्दितः ॥ चौरभावमनुप्राप्तोभक्ष्यंपश्यामिभांडके ॥ १५ ॥ चौरभावेनसंप्राप्तोऽस्म्यतिथिस्तेमहामते॥क्षुधितोऽस्मिददस्वाज्ञांमांसमद्मिसुसंस्कृतम्॥१६॥विश्वामित्रउवाच॥श्वपचस्तुवचःश्रुत्वामामुवाचसुनिश्चितम्॥ भक्षंमाकुरुवर्णाग्र्यजानीहिश्वपचालयम्॥१७॥ दुर्लभंखलुमानुष्यंतत्राऽपिचद्विजन्मता ॥ द्विजत्वेब्राह्मणत्वंचदुर्लभंवेत्सिकिंनहि ॥१८॥ दुष्टाहारोनकर्तव्यःसर्वथालोकमिच्छता ॥ अग्राह्यामनुनाप्रोक्ताःकर्मणासप्तचांत्यजाः ॥ १९ ॥

ढूंढता हूं ॥ १५ ॥ हे महामते ! मैं इस समय तुम्हारे घरमें चौरभावसे अतिथि हूं, विशेषकर मैं इससमय क्षुधासे अत्यन्त पीडित हूं इसकारण सुसंस्कृत मांस भोजन करूंगा तुम इस विषयमें मुझको अनुमति दो॥१६॥श्वपचने मेरे यह वचन सुनकर मुझसे शास्त्रविहित वचन कहे, हे वर्णश्रेष्ठ!इसे चाण्डालका घर जानना चाहिये अतएव आप इसको कभी भक्षण न कीजिये ॥ १७॥ देखो इस लोकमें मनुष्यका जन्म अत्यन्त दुर्लभ है और यद्यपि मनुष्यका जन्म प्राप्त हो तथापि ब्राह्मणका जन्म उसकी अपेक्षा अत्यन्त दुर्लभ है और ब्राह्मणसे ब्राह्मणत्व प्राप्त करना अतिकठिन हैं यह क्या आप नहीं जानते हैं ?॥१८॥ जो स्वर्गादि प्राप्त करनेकी इच्छा करते है उनको दूषित अन्न कभी आहार करना नहीं चाहिये. महर्षि मनुने कर्मके अनुसार सप्त जातिको अन्त्यज कहकर अग्राह्य किया है॥१९॥

इसकारण हे विप्र ! मैं भी कर्मके वशीभूत होनेसे श्वपचजातिमें उत्पन्न होकर सबके त्यागने योग्य हुआ हूं इसमें संशय नहीं. हे द्विजवर ! लोभवशसे नहीं किन्तु इस अभिप्रायसे मैं आपको भक्षण करनेसे निवारण करता हूं ॥ २० ॥ वर्णसंकरदोष आपको न लगे. विश्वामित्रने कहा हे धर्मज्ञ ! तुम सत्य कहते हो तुम्हारे चाण्डाल होनेपर भी तुम्हारी बुद्धि अत्यन्त निर्मल है ॥ २१ ॥ इस समय मैं तुमसे आपद्धर्मका सूक्ष्ममार्ग कहता हूं सुनो. हे मानद ! सम्पूर्ण समयमें देहकी रक्षा करना सम्यक् प्रकार श्रेष्ठ है ॥ २२ ॥ किन्तु यदि उसमें पाप हो तो आपदाके अन्तमें शुद्धिके लिये उस पापका प्रायश्चित्त करना चाहिये और आपद कालके विना पापकार्य करनेसे मनुष्योंकी दुर्गति होती है किन्तु आपत कालके समय नहीं होती ॥ २३ ॥ जो मनुष्य भूखा मरता है अन्तमें उसको नरक

त्याज्योऽहंकर्मणाविप्रश्वपचोनाऽत्रसंशयः ॥ निवारयामिभक्ष्यात्त्वांनलोभेनांजसाद्विज ॥ २० ॥ वर्णसंकरदोषोऽयंमायातुत्वांद्विजोत्तम ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ सत्यंवदसिधर्मज्ञमतिस्तेविशदांत्यज ॥ २१ ॥ तथाऽप्यापदिधर्मस्यसूक्ष्ममार्गंब्रवीम्यहम् ॥ देहस्यरक्षणंकार्यंसर्वथा यदिमानद॥२२॥पापस्यान्तेपुनःकार्यंप्रायश्चित्तंविशुद्धये॥दुर्गतिस्तुभवेत्पापादनापदिनचाऽऽपदि ॥२३ ॥ मरणात्क्षुधितस्याऽथनरकोनाऽत्रसंशयः ॥ तस्मात्क्षुधापहरणंकर्तव्यंशुभमिच्छता ॥ २४ ॥ तेनाऽहंचौर्यधर्मेणदेहंरक्षऽप्यथांत्यज ॥ अवर्षणेचचौर्येणयत्पापंकथितंबुधैः ॥ २५ ॥ योनवर्षतिपर्जन्यंतत्तुतस्मैभविष्यति ॥ विश्वामित्रउवाच॥इत्युक्तेवचनेकान्तेपर्जन्यःसहसापतत् ॥ २६ ॥ गगनाद्धस्तिहस्ताभिर्धाराभिरभिकांक्षितः ॥ मुदितोऽहंघनंवीक्ष्यवर्षंतंविद्युतासह ॥ २७ ॥ तदाऽहंतद्गृहंत्यक्त्वानिःसृतःपरयामुदा ॥ कथयत्वंवरारोहेकालो नीतस्त्वयाकथम् ॥ २८ ॥

होता है इसमें संशय नहीं. इस कारण शुभाकांक्षी मनुष्योंकरके क्षुधाका निवारण अवश्य कर्तव्य है॥ २४ ॥ हे अन्त्यज! मैंने इसी कारण चौर्यवृत्ति अवलम्बन कर देहके रक्षा करनेकी इच्छा की है. देखो, दुर्भिक्षके समय अवर्षणमें चोरी करनेपर पंडितोंने जो पापका विधान किया है ॥ २५ ॥ यदि मेघ वर्षा न करे तो वह पाप उसकोही अवश्य स्पर्श करता है विश्वामित्र बोले हे कान्ते ! यह बात कहतेही सबके आकांक्षित पर्जन्य देव ॥ २६ ॥ सहसा हस्तिशुण्डाकार धारासे वर्षा करने लगे मेघोंको बिजलीसहित वर्षा करनेपर मैं उनको देखकर आनन्दित हुआ ॥ २७ ॥ तब अत्यन्त प्रसन्नतापूर्वक उस चाण्डालके घरको छोड बाहर निकला हे वरारोहे ! इस घने वनमें सम्पूर्ण प्राणियोंका क्षयकर अत्यन्त भयङ्कर वह दुर्भिक्षका समय तुमने किसप्रकार व्यतीत किया यह मुझसे कहो. व्यासजीने कहा हे महाराज !

पतिके इसप्रकार वचन सुन वह प्रियभाषिणी प्रियतमा उनसे कहनेलगी कि ॥ २८ ॥ २९ ॥ परमदारुण दुर्भिक्षके उपस्थित होनेपर मैंने जिसप्रकार काल व्यतीत किया है वह आप सुनिये, हे मुनिवर ! जब आपके तपस्याकरनेको चले जानेपर घोर दुर्भिक्ष उपस्थित हुआ॥ ३० ॥तब पुत्र क्षुधासे अत्यन्त कातर हो अन्नके लिये अतिदुःखित हुए जब मैं बालकोंको क्षुधार्त देखकर चिन्ता करनेलगी तब नीवारके लिये वनमें भ्रमण करतेहुए ॥ ३१ ॥मुझको कितनेही फल प्राप्त हुए इस प्रकार नीवारान्नसे कितनेही महीने व्यतीत होगये ॥ ३२॥ फिर क्रमानुसार उसकाभी अभाव होगया तब मनमें चिन्ता करने लगी इस दारुणदुर्भिक्षके समय वनमें नीवार अन्नकाभी अत्यन्त अभाव हुआ ॥ ३३ ॥ इससमय भिक्षाभी सुलभ नहीं है वृक्षोंपर भी फल नहीं हैं और पृथ्वीमेंभी मूल नहीं पायेजाते, बालक

कांतारेपरमःक्रूरःक्षयकृत्प्राणिनामिह॥व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वापतिमाहप्रियंवदा ॥२९॥ यथाशृणुमयानीतःकालःपरमदारुणः॥ गतेत्वयिमुनिश्रेष्ठदुर्भिक्षंसमुपागतम् ॥ ३० ॥ अन्नार्थंपुत्रकाःसर्वेबभूवुश्चाऽतिदुःखिताः ॥ क्षुधितान्बालकान्वीक्ष्यनीवारार्थंवनेवने॥ ३१ ॥ भ्रांताऽहंचिंतयाविष्टाकिंचित्प्राप्तंफलंतदा ॥ एवंचकतिचिन्मासानीवारेणाऽतिवाहिताः ॥ ३२ ॥ तदभावेमयाकांतचिंतितंमनसापुनः ॥ नभिक्षाकिलदुर्भिक्षेनीवारानाऽपिकानने ॥ ३३ ॥ नवृक्षेपुफलान्यासुर्नमूलानिधरातले ॥ क्षुधयापीडितावालारुदंतिभृशमातुराः ॥ ३४ ॥ किंकरोमिक्वगच्छामिकिंब्रवीमिक्षुधार्दितान् ॥ एवंविचिंत्यमनसानिश्चयस्तुमयाकृतः ॥ ३५ ॥ पुत्रमेकंददाम्यद्यकस्मैचिद्धनिनेकिल ॥गृहीत्वातस्यमौल्यंतुतेनद्रव्येणबालकान् ॥३६॥ पालयेहंऽक्षुधार्तास्तुनाऽन्योपायोऽस्तिपालने ॥इतिसंचिंत्यमनसापुत्रोऽयंप्रहितोमया ॥ ३७ ॥ विक्रयार्थंमहाभागक्रंदमानोभृशातुरः ॥ क्रंदमानंगृहीत्वैनंनिर्गताऽहंगतत्रपा॥३८॥तदासत्यव्रतोमार्गेमामुद्वीक्ष्यभृशातुराम् ॥ पप्रच्छसचराजर्षिःकस्माद्रोदितिबालकः ॥ ३९ ॥

तो क्षुधाकी ज्वालासे कातर होकर अत्यन्त रोदन करते हुए॥ ३४ ॥इससमय क्या उपाय है ? कहां जाऊं ? अथवा क्षुधित बालकोंसे क्या कहूं इस भाँति अनेक प्रकारके विषयकी चिन्ता करके स्थिर किया कि ॥ ३५ ॥ एक पुत्रको किसी धनीके निकट बेचूंगी और उसका मूल्य लेकर उस अर्थसे ॥ ३६ ॥ क्षुधार्त बालकोंका प्रतिपालन करूंगी इसके सिवाय पालन करनेका दूसरा उपाय नहीं है हे कान्त!इसप्रकार मनमें विचार इस बालककोही बेचनेकेलिये नियोजित किया॥ ३७॥हे महाभाग! तब यह बालक अत्यन्त कातर हो रोनेलगा तथापि मैं लज्जारहित हो रोतेहुए बालकको संगले आश्रमसे बाहर निकली ॥ ३८॥इससमय सत्यव्रतनामक राजर्पिने

मार्गमें मुझको अत्यन्त कातर देखकर पूँछा हे सुव्रते ! यह बालक किसकारण रोता है ॥ ३९॥ हे मुनिसत्तम ! तब मैंने उनसे कहा हे राजन् ! मैं इस बालकको वेंचनेके लिये जाती हूं॥ ४०॥मेरे इस प्रकार वचन सुन राजाका हृदय करुणारससे अभिषिक्त हुआ. तब उन्होंने मुझसे कहा कि, तुम इस कुमारको लेकर अपने आश्रममें जाओ ॥ ४१ ॥ जबतक मुनिवर आश्रममें न आवेंगे तबतक मैं इन कुमारोंके भोजनार्थ नित्य भोजनका उपयोगी मांस संग्रहकर तुम्हारे पास लाऊंगा ॥ ४२॥ हे मुनिवर ! तबसेही यह भूपाल दयाके वशीभूत हो प्रति दिन मृग और शूकरोंको मारकर उनका मांस इस वृक्षमें बांध जाते ॥ ४३॥ हे कान्त उससेही मैंने इन बालकोंकी उस दारुण संकटसागरसे रक्षा की, किन्तु यह भूपति मेरेही कारण वसिष्ठसे शापको प्राप्त हुए हैं॥ ४४॥ किसी दिन उस राजाको वनमें मांस

श्रुत्वामेवचनंराजादयार्द्रहृदयस्ततः ॥ मामुवाचगृ विक्रयार्थंनीयतेऽसौबालकोऽद्यमयानृप ॥ ४० ॥ तदाऽहंतमुवाचेदंवचनंमुनिसत्तम ॥ विक्रयार्थंनीयतेऽसौबालकोऽद्यमयानृप ॥ ४० ॥ श्रुत्वामेवचनंराजादयार्द्रहृदयस्ततः ॥ मामुवाचगृहंयाहिगृहीत्वैनंकुमारकम् ॥ ४१ ॥ भोजनार्थंकुमाराणामामिषंविहितंतव ॥ प्रापयिष्याम्यहंनित्यंयावन्मुनिसमागमः ॥ ४२॥ अहन्यहनि भूपालोवृक्षेऽस्मिन्मृगसूकरान् ॥ विन्यस्ययातिहत्वाऽसौप्रत्यहंदययान्वितः ॥ ४३ ॥ तेनैवबालकाःकांतपालितावृजिनार्णवात् ॥ कस्मिंश्चिद्दिवसेमांसंनप्राप्तंतेनकानने ॥ हतादोग्ध्रीवसिष्ठस्यतेनाऽसौकुपितोमुनिः ॥ ४५ ॥ वसिष्ठेनाऽथशप्तोऽसौभूपतिर्ममकारणात् ॥ ४४ ॥ त्रिशंकुरितिभूपस्यकृतंनाममहात्मना ॥ कुपितेनवधाद्धेतोश्चांडालश्चकृतोनृपः ॥ ४६ ॥ तेनाऽहंदुःखिताजातातस्यदुःखेनकौशिक ॥ श्वपचत्वमसौप्राप्तोमत्कृतेनृपनन्दनः ॥ ४७ ॥ येनकेनाऽप्युपायेनभवतानृपतेःकिल ॥ तस्माद्रक्षाप्रकर्तव्यातपसाप्रबलेनह ॥ ४८ ॥ व्यासउवाच ॥ इतिभार्यावचःश्रुत्वाकौशिकोमुनिसत्तमः ॥ तामाहकामिनींदीनांसांत्वपूर्वमरिंदम ॥ ४९ ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ मोचयिष्यामितंशापान्नृपंकमललोचने ॥ उपकारःकृतोयेनकांताराद्रक्षितासिवै ॥ ५० ॥

प्राप्त न हुवा अतएव वसिष्ठकी कामधेनुका वध किया इस कारण मुनि उनपर क्रोधित हुए ॥ ४५॥ महात्मा मुनिने गोवधसे कुपित होकर उन भूपतिका त्रिशंकु नाम रख उनको चाण्डाल किया ॥ ४६ ॥ हे कौशिक ! राजकुमार हमारा उपकार करनेके कारण चाण्डालपनेको प्राप्त हुए इसकारण उनके उस दुःखसे मैं अत्यन्त दुखित हुई हूं ॥ ४७ ॥ अतएव जिस किसी उपायसे हो अथवा प्रबल तपस्याके बलसेही हो नृपतिकी उस विपद्से रक्षा करना आपको अवश्य कर्तव्य है ॥ ४८॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! भार्याके इसप्रकार वचन सुन मुनिसत्तम कौशिक उस दुःखिता कामिनीको समझाकर कहने लगे॥ ४९॥ विश्वामित्र बोले

हे कमललोचने ! जिस नरपतिने तुम्हारी उस दारुण संकटसे रक्षाकरके उपकार किया है मै उसको शापसे छुडा दूंगा ॥ ५० ॥ अधिक क्या विद्यावल अथवा
तपोबलसेही हो मैं उसका दुःख निवारण करूंगा तिसकाल प्रियतमाको इस प्रकार समझाकर परमार्थविद् कौशिक ॥ ५१ ॥ किस प्रकारसे नरपतिका दुःखनाश
करैं यही चिन्ता करनेलगे तब मुनिवर मनमें भलीभाँति विचारकर पृथ्वीपति त्रिशंकुके निकट गये ॥ ५२ ॥ तिस समय राजा त्रिशंकु श्वपचवेशसे चाण्डालके
ग्राममें दीनभावसे वास कररहे थे नरपति मुनिवरको आताहुआ देख अत्यन्त विस्मित हो ॥ ५३ ॥ शीघ्रही उनके चरणोंमें दण्डकी समान गिरपडे तब द्विजवर
कौशिकने उन गिरेहुए राजाको हाथ पकडकर॥५४॥उठाय प्रबोध वचनोंसे कहा हे महीपाल ! तुम हमारेलियेही वशिष्ठमुनिसे शापको प्राप्त हुए हो ॥५५॥ अतएव

विद्यातपोबलेनाऽहंकरिष्येदुःखसंक्षयम् ॥ इत्याश्वास्यप्रियांतत्रकौशिकःपरमार्थवित् ॥ ५१ ॥ चिंतयामासनृपतेःकथंस्याद्दुःखनाशन
म् ॥ संविमृश्यमुनिस्तत्रजगामयत्रपार्थिवः ॥ ५२ ॥ त्रिशंकुःपक्कणेदीनःसंस्थितःश्वपचाकृतिः ॥ आगच्छंतंमुनिंदृष्ट्वाविस्मितोऽसौनरा
धिपः ॥ ५३ ॥ दंडवन्निपपातोर्व्यांपादयोस्तरसामुनेः ॥ गृहीत्वातंकरेभूपंपतितंकौशिकस्तदा ॥ ५४ ॥ उत्थाप्योवाचवचनंसांत्वपूर्वं
द्विजोत्तमः ॥ मत्कृतेत्वंमहीपालशप्तोऽसिमुनिनायतः ॥ ५५ ॥ वांछितंतेकरिष्यामिब्रूहिकिंकरवाण्यहम् ॥ राजोवाच ॥ मयासंप्रा
र्थितःपूर्वंवसिष्ठोमखहेतवे ॥ ५६ ॥ मांयाजयमुनिश्रेष्ठकरोमिमखमुत्तमम् ॥ यथेष्टंकुरुविप्रेंद्रयथास्वर्गंव्रजाम्यहम् ॥ ५७ ॥ अनेनैवशरीरेणश
क्रलोकंसुखालयम् ॥ कोपंकृत्वावसिष्ठोऽसौमामाहेतिसुदुर्मते ॥ ५८ ॥ मानुषेणहिदेहेनस्वर्गवासःकुतस्तव ॥ पुनर्मयोक्तोभगवान्स्वर्गेलुब्धे
नचाऽनघ ॥ ५९ ॥ अन्यंपुरोहितंकृत्वायक्ष्येऽहंयज्ञमुत्तमम् ॥ तदातेनैवशप्तोऽहंचांडालोभवपामर ॥ ६० ॥ इत्येतत्कथितंसर्वंकारणंशाप
संभवम् ॥ ममदुःखविनाशायसमर्थोऽसिमुनीश्वर ॥ ६१ ॥

मैं तुम्हारा अभिलषित सम्पादन करूंगा इससमय क्या करैं सो कहो. राजाने कहा मैंने यज्ञ करनेके लिये पहले वसिष्ठसे प्रार्थनाकरके कहा ॥५६॥ हे मुनिवर! मै
एक श्रेष्ठ यज्ञ करूंगा आप मेरा वह कार्य सम्पादन कीजिये जिससे मैं स्वर्ग जासकूं।॥५७॥ हे विप्रवर! जिससे इसी शरीरद्वारा मै सुरपुरमें सुखसे शक्रभवनमें जा
सकूं आप ऐसे यज्ञका अनुष्ठान कीजिये.तब वसिष्ठदेवने कुपित होकर मुझसे कहा॥५८॥हे दुर्मते ! तेरा मनुष्यदेहसे किसप्रकार स्वर्गमें वास होगा?मैं स्वर्गका लाल
ची था इसकारण फिर भगवान् वसिष्ठसे कहा हे अनघ!॥५९॥तो मै दूसरा पुरोहित कर सर्वोत्तम यज्ञका अनुष्ठान करूंगा तब वसिष्ठदेवने यह बात सुन क्रोधितहो
तत्काल "रे पामर!तू चाण्डाल हो"यह कहकर मुझको शापदिया॥६०॥हे मुनिवर!यह मैंने आपसे शापका सम्पूर्ण कारण निवेदन किया,इससमय आप मेरा दुःखनाश

करनेमें समर्थ हैं ॥६१॥ राजा दुःखकी वेदनासे कातर हो यह कहकर मौन होरहे. विश्वामित्र मुनिभी किस उपायसे इनका शाप निवारण करैं यही विचारने लगे ॥ ६२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥१३॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! महातप विश्वामित्रने मनमें कर्तव्य निश्चय कर यज्ञकी सम्पूर्ण सामग्री संग्रहपूर्वक मुनियोंको निमन्त्रण भेजा ॥ १ ॥ यद्यपि मुनियोंने विश्वामित्रसे निमन्त्रित हो यज्ञका वृत्तान्त जानलिया, किन्तु ऋषिवर वसिष्ठके निवारण करनेसे वह कोई भी उस यज्ञमें न आए ॥ २ ॥ गाधिनन्दन यह वृत्तान्त जान अत्यन्त चिन्तित हुए और अतिदुःखित हो त्रिशंकु नरपतिके आश्रममें आनकर उपस्थित हुए ॥ ३ ॥ तब महर्षि क्रोधित हो उनसे कहनेलगे हे नृपसत्तम ! वसिष्ठके निवारण करनेसे सम्पूर्ण ब्राह्मण इस यज्ञमें नहीं आये ॥४॥किन्तु हे महाराज ! तुम मेरी तपस्याका बल देखो मैं अभी तुम्हारी इच्छा पूर्ण करूंगा तुमको शीघ्रही सुरालयमें भेजूंगा ॥५॥उन मुनिने

इत्युक्त्वाविररामाऽसौराजादुःखरुजार्दितः ॥ कौशिकोपिनिराकर्तुंशापंतस्यव्यचिंतयत् ॥ ६२ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधे त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ व्यासउवाच ॥ विचिंत्यमनसाकृत्यंगाधिसूनुर्महातपाः ॥ प्रकल्प्ययज्ञसंभारान्मुनीनामंत्रयत्तदा ॥ १ ॥ मुनयस्तंमखंज्ञात्वाविश्वामित्रनिमंत्रिताः ॥ नाऽगताःसर्वएवैतेवसिष्ठेननिवारिताः ॥ २ ॥ गाधिसूनुस्तदाज्ञायविमनाश्चाऽतिदुःखितः ॥ आजगामाऽऽश्रमंतत्रयत्राऽसौनृपतिःस्थितः ॥ ३ ॥ तमाहकौशिकःक्रुद्धोवसिष्ठेननिवारिताः ॥ नागताब्राह्मणाःसर्वेयज्ञार्थंनृपसत्तम ॥ ४ ॥ पश्यमेतपसःसिद्धिंयथात्वांसुरसद्मनि॥प्रापयामिमहाराजवांछितंतेकरोम्यहम् ॥ ५ ॥ इत्युक्त्वाजलमादायहस्तेनमुनिसत्तमः ॥ ददौपुण्यंतदा तस्मैगायत्रीजपसंभवम् ॥ ६ ॥ दत्त्वाऽथसुकृतंराज्ञेतमुवाचमहीपतिम् ॥ यथेष्टंगच्छराजर्षेत्रिविष्टपमतंद्रितः ॥ ७ ॥ पुण्येनममराजेंद्रबहु कालार्जितेनच ॥ याहिशक्रपुरींप्रीतःस्वस्तितेऽस्तुसुरालये ॥ ८ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तवतिविप्रेंद्रेत्रिशंकुस्तरसाततः ॥ उत्पपातयथाप क्षीवेगवांस्तपसोबलात् ॥ ९ ॥ उत्पत्यगगनेराजागतःशक्रपुरींयदा ॥ दृष्टोदेवगणैस्तत्रक्रूरश्चांडालवेषभाक् ॥ १० ॥ कथितोऽसौसुरेंद्राय कोऽयमायातिसत्वरः ॥ गगनेदेववद्वायोर्दुर्दर्शःश्वपचाकृतिः ॥ ११ ॥

यह बात कहकर हाथमें जल ले लिया, और गायत्री जपकर जो पुण्यसञ्चय कियाथा वह सम्पूर्ण राजाको प्रदान किया ॥ ६॥ अनन्तर पुण्य देकर उन महीपतिसे कहा हे राजर्षे ! तुम आलस्यरहित होकर अपनी इच्छानुसार सुरलोकमें जाओ ॥७॥हे राजेन्द्र ! तुम प्रसन्न होकर बहुकाल सञ्चित मेरे पुण्यके प्रभावसे स्वर्गलोकमें जाओ और उस सुरलोकमें तुम्हारा मंगल हो ॥८॥ व्यासजीने कहा हे राजेन्द्र ! ब्राह्मणश्रेष्ठ विश्वामित्रके यह बात कहनेपर राजा त्रिशंकु उनके तपोबलसे वेगवान् पक्षीके समान अत्यन्त शीघ्र आकाशमार्गमें उडे ॥९॥ राजा त्रिशंकु आकाशमें उडते हुए जब इन्द्रके पुरके समीप पहुँचे तब देवताओंने चाण्डालाकृति भीषणवेश त्रिशंकुको देखकर ॥ १० ॥ देवराज इन्द्रसे कहा आकाशमार्गमें देवताकी समान अत्यन्त वेगसे आताहै यह कौन मनुष्य है ? इसकी आकृति

श्वपचसदृश और लोहेकी समान घोर दर्शन है॥११॥ यह सुन इन्द्रने सहसा उस पुरुषाधमको देखा और उसको त्रिशंकु जानकर तिरस्कारपूर्वक तत्काल उससे कहा ॥ १२ ॥ तुम श्वपच और देवलोकके अत्यन्त अनुपयुक्त हो अतएव कहाँ जावेहो ? यहाँ ठहरना तुमको उचित नहीं है. इस कारण तुम अभी पृथ्वीपर जाओ ॥ १३ ॥ हे अरिनाशन ! इन्द्रके यह वचन कहतेही राजा स्वर्गसे स्खलित हो पुण्यक्षीण देवताओंकी समान तत्काल गिरने लगे ॥१४॥ तब त्रिशंकुने विश्वामित्र विश्वामित्र कहकर चीत्कार करते करते वारंवार कहा मैं स्वर्गसे स्खलित होकर अत्यन्त वेगसे गिरताहूं अतएव आप मेरी इस दुःखसे रक्षा कीजिये ॥ ॥१५॥ हे राजन् ! महर्षि कौशिकने उनके रोनेकी ध्वनि सुनकर गिरताहुआ देख "ठहर ठहर" यह वचन कहा ॥१६॥ नृपति सुरालयसे विचलित होकरभी मुनिके तपः प्रभाववशतः उनके वाक्यानुसार आकाशमार्गमें उसी स्थानपर स्थितरहे ॥ १७॥ व विश्वामित्रनेभी नूतन सृष्टि और दूसरा स्वर्गलोक बनानेके लिये

सहसोत्थायशक्रस्तमपश्यत्पुरुषाधमम् ॥ ज्ञात्वात्रिशंकुमपिसनिर्भत्स्यैतरसाऽब्रवीत् ॥ १२ ॥ श्वपचकसमायासिदेवलोकेजुगुप्सितः ॥ याहिशीघ्रंततोभूमौनाऽत्रस्थातुंत्वयोचितम् ॥ १३ ॥ इत्युक्तःस्खलितःस्वर्गाच्छक्रेणाऽमित्रकर्शन ॥ निपपाततदाराजाक्षीणपुण्योयथाऽमरः ॥ १४ ॥ पुनश्चुक्रोशभूपालोविश्वामित्रेतिचाऽसकृत् ॥ पतामिरक्षदुःखार्तंस्वर्गाच्चलितमाशुगम् ॥ १५ ॥ तस्यतत्क्रंदितंराजन्पततःकौशिकोमुनिः ॥ श्रुत्वातिष्ठेतिहोवाचपतंतंवीक्ष्यभूपतिम् ॥ १६ ॥ वचनात्तस्यतत्रैवस्थितोऽसौगगनेनृपः ॥ मुनेस्तपःप्रभावेणचलितोऽपिसुरालयात् ॥ १७ ॥ विश्वामित्रोप्यपःस्पृष्ट्वाचकारेष्टिंसुविस्तराम् ॥ विधातुंनूतनांसृष्टिंस्वर्गलोकंद्वितीयकम् ॥ १८ ॥ तस्योद्यमंतथाज्ञात्वात्वरितस्तुशचीपतिः ॥ तत्राऽऽजगामसहसामुनिंप्रतितुगाधिजम् ॥ १९ ॥ किंब्रह्मन्क्रियतेसाधोकस्मात्कोपसमाकुलः ॥ अलंसृष्ट्यामुनिश्रेष्ठब्रूहिकिंकरवाणिते ॥ २० ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ स्वंनिवासंमहीपालंच्युतंत्वद्भुवनाद्विभो ॥ नयस्वप्रीतियोगेनत्रिशंकुंचाऽतिदुःखितम् ॥ ॥ २१ ॥ व्यासउवाच ॥ तस्यतंनिश्चयंज्ञात्वातुरापाडतिशंकितः ॥ ततोबलंविदित्वोग्रमोमित्योवाचवासवः ॥ २२ ॥

आचमनकर सुविस्तीर्ण यज्ञ आरम्भ किया॥१८॥ उनका इसप्रकार उद्यम देखकर शचीपतिने व्यग्र हो शीघ्रही गाधितनय विश्वामित्र मुनिके निकट आनकर कहा ॥१९॥ हे ब्रह्मन् ! आप क्या करते हैं ? हे साधो ! आप किसकारणसे इतने कोपयुक्त हुए है हे मुनिवर ! नूतन सृष्टि करनेका अब प्रयोजन नहीं है, इससमय आपका क्या कार्य करूं आज्ञा दीजिये ॥ २० ॥ विश्वामित्रने कहा हे देवराज ! महीपति त्रिशंकु सुरलोकसे पतित होकर अत्यन्त दुःखित हुए है अतएव आप प्रसन्नतापूर्वक उनको अपने सुरालयमें लेजाइये यह मेरा अभिप्राय है ॥ २१ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! देवराज इन्द्र उनका स्थिर सङ्कल्प और अत्युग्र तपोबल जानते थे, इस कारण अत्यन्त शंकित चित्तसे उनके वचन स्वीकार किये ॥ २२ ॥

तब सुरपति इन्द्रने नरपतिको दिव्य देह प्रदानकर उत्तम विमानपर बैठाया और मुनिवर कौशिकसे सम्भाषण कर राजाके सहित अपने स्थानको चल गये॥ २३॥ इन्द्रके त्रिशंकुसहित स्वर्गमें चलेजानेपर विश्वामित्र सुखी हो अपने आश्रममें स्थिर होकर वास करने लगे ॥ २४॥ इधर महाराज हरिश्चन्द्र विश्वामित्रके तपो बलसे पिताको स्वर्ग प्राप्त हुआ सुन अत्यन्त आनन्दित चित्तसे राज्य शासन करनेलगे ॥ २५॥ तब अयोध्याधिपति वह नरपति प्रीतिके वशीभूत हो रूपयौवन सम्पन्न सुचतुर भार्य्याके संग काम क्रीडामें निरत हुए ॥ २६॥ इसप्रकार बहुत समय व्यतीत होगया, तौभी वह युवती गर्भवती न हुई राजा यह देखकर अत्यन्त दुःखित और अतिचिन्तातुर हुए ॥ २७ ॥ तब उन्होंने वसिष्ठके पुण्याश्रममें जाय मुनिवरको मस्तक झुकाय प्रणाम कर पुत्र न होनेके कारण उनके मनमें जो

दिव्यदेहंनृपंकृत्वाविमानवरसंस्थितम् ॥ आपृच्छ्यकौशिकंशक्रोऽगमन्निजपुरींतदा ॥ २३ ॥ गतेशक्रेतुवैस्वर्गंत्रिशंकुसहितेततः ॥ विश्वामित्रःसुखंप्राप्यस्वाश्रमेसुस्थिरोऽभवत् ॥ २४ ॥ हरिश्चंद्रोऽथतच्छ्रुत्वाविश्वामित्रोपकारकम् ॥ पितुःस्वर्गमनंकामंमुदितोराज्यमन्वशात् ॥२५॥ अयोध्याधिपतिःक्रीडांचकारसहभार्यया ॥ रूपयौवनचातुर्ययुक्तयाप्रीतिसंयुतः ॥ २६ ॥ अतीतकालेयुवतीनसागर्भवतीह्यभूत् ॥ तदाचिंतातुरोराजाबभूवाऽतीवदुःखितः ॥ २७ ॥ वसिष्ठस्याऽऽश्रमंगत्वाप्रणम्यशिरसामुनिम् ॥ अनपत्यत्वजांचिंतांगुरवेसमवेदयत् ॥ २८ ॥ दैवज्ञोऽसिभवान्काममंत्रविद्याविशारदः ॥ उपायंकुरुधर्मज्ञसंततेर्ममानद ॥ २९ ॥ अपुत्रस्यगतिर्नास्तिजानासिद्विजसत्तम ॥ कस्मादुपेक्षसेजानन्दुःखंममचशक्तिमान् ॥ ३० ॥ कलविंकास्त्विमेधन्यायेशिशुंलालयंतिहि ॥ मंदभाग्योऽहमनिशंचिंतयामिदिवानिशम् ॥३१॥ व्यास उवाच ॥ इत्याकर्ण्यमुनिस्तस्यनिर्वेदमिश्रितंवचः॥ संचिंत्यमनसासम्यक्तमुवाचविधेःसुतः ॥ ३२ ॥

चिन्ता उत्पन्न हुई थी वह गुरुजीसे कही ॥ २८ ॥ हे धर्मज्ञ ! आप मंत्रविद्यामें विशारद विशेषकर सब दैवविषयको जानते हैं अतएव हे मानद ! आप मुझको सन्तान प्राप्त होनेका उपाय कीजिये ॥ २९ ॥ हे द्विजसत्तम ! अपुत्रकी गति नहीं होती यह आप भलीभाँति जानते है इसकारण मेरा दुःख जानकर और उस दुःखके निवारण करनेमें समर्थ होकर भी आप क्या उपेक्षा करते है ? ॥ ३० ॥ यह पक्षीभी धन्य हैं जो अपने पुत्रोंको पालते है किन्तु मैं ऐसा मन्दभाग्य हूं कि, पुत्रके न होनेसे दिनरात चिन्तासागरमें डूबा रहता हूं ॥ ३१ ॥ वसिष्ठजीने कहा हे महाराज ! विधिपुत्र वसिष्ठ राजाके खेदपूर्ण वचन सुनकर मनमें चिन्ता

कर उनसे विशेष वृत्तान्त कहनेलगे ॥ ३२॥ वसिष्ठने कहा हे महाराज ! तुम सत्य कहते हो कि, अपुत्रताजनित दुःखकी अपेक्षा दूसरा कोई भी अतिअद्भुतदुःख इस संसारमें विद्यमान नहीं है ॥ ३३ ॥ अतएव हे राजेन्द्र ! तुम यत्नसहित जलाधिपति वरुणदेवकी आराधना करो वही तुम्हारे कार्यकी सिद्धि करेंगे॥ ३४॥वरुणकी अपेक्षा सन्तानदायक देवता दूसरा कोई नहीं है अतएव हे धर्मिष्ठ!तुम उनकी आराधना करो अवश्यही कार्यसिद्धि होगी॥ ३५॥दैव और पौरुष यह दोनोंही मनुष्यको माननीय हैं अतएव उद्यम न करनेसे किसप्रकार कार्यसिद्धि होसक्ती है ॥३६॥ हे नृपसत्तम ! तत्वदर्शी मनुष्यको न्यायके अनुसार उद्यम करना अवश्य कर्तव्य है उद्यम करनेसेही कार्यसिद्धि होती है इसके अतिरिक्त कभी कार्यकी सिद्धि नहीं होसक्ती ॥ ३७॥अत्यन्त तेजयुक्त गुरुके इसप्रकार वचन सुन राजा स्थिर

वसिष्ठउवाच ॥ सत्यंब्रूषेमहाराजसंसारेऽस्मिन्नविद्यते ॥ अनपत्यत्वजंदुःखंयत्तथादुःखमद्भुतम् ॥ ३३ ॥ तस्मात्त्वमपिराजेंद्रवरुणंयादसांपतिम् ॥ समाराधययत्नेनसतेकार्यंकरिष्यति ॥ ३४ ॥ वरुणादधिकोनास्तिदेवःसंतानदायकः ॥ तमाराधयधर्मिष्ठकार्यसिद्धिर्भविष्यति ॥ ॥ ३५॥ दैवंपुरुषकारश्चमाननीयाविमौनृभिः ॥ उद्यमेनविनाकार्यसिद्धिःसंजायतेकथम् ॥ ३६ ॥ न्यायतस्तुनरैःकार्यउद्यमस्तत्त्वदर्शिभिः ॥ कृतेतस्मिन्भवेत्सिद्धिर्नाऽन्यथानृपसत्तम ॥३७॥ इतितस्यवचःश्रुत्वागुरोरमिततेजसः ॥ प्रणम्यनिर्ययौराजातपसेकृतनिश्चयः ॥ ३८ ॥ गंगातीरेशुभेस्थानेकृतपद्मासनोनृपः ॥ ध्यायन्पाशधरंचित्तेचचारदुश्चरंतपः ॥३९॥ एवंतपस्यतस्तस्यप्रचेताहृष्टिगोचरः ॥ कृपयाभून्महाराजप्रसन्नमुखपंकजः ॥४०॥ हरिश्चंद्रमुवाचेदंवचनंयादसांपतिः ॥ वरंवरयधर्मज्ञतुष्टोऽस्मितपसातव ॥ ४१॥ राजोवाच॥अनपत्योऽस्मिदेवेशपुत्रंदेहिसुखप्रदम् ॥ ऋणत्रयापहारार्थमुद्यमोऽयंमयाकृतः ॥४२॥ नृपस्यवचनंश्रुत्वाप्रगल्भंदुःखितस्यच ॥ स्मितपूर्वंततःपाशीतमाहपुरतःस्थितम् ॥ ४३ ॥ वरुणउवाच ॥ पुत्रोयदिभवेद्राजन्गुणीमनसिवांछितः ॥ सिद्धेकार्येततःपश्चात्किंकरिष्यसिमेप्रियम् ॥ ४४ ॥

संकल्प हुए और उनको प्रणामकर तपस्या करनेको चलेगये ॥ ३८॥ नरपति गंगाके तटपर पवित्र स्थानमें पद्मासन ग्रहण कर पाशधर वरुण देवके ध्यानमे निमग्न हो कठोर तपस्या करने लगे ॥ ३९॥ हे महाराज ! इस प्रकार तपस्या करतेकरते वरुणदेव कृपाके वशीभूत हो प्रफुल्ल मनसे उनके दृष्टिगोचर हुए ॥ ४० ॥ तब वरुणने नरपति हरिश्चन्द्रसे कहा हे धर्म्मज्ञ ! मैं तुम्हारी तपस्यासे सन्तुष्ट हुआ हूं अतएव इससमय मुझसे वर माँगो ॥ ४१ ॥ राजाने कहा हे देवेश ! मै अपुत्र हूं इसलिये मुझको सुखदायक पुत्र दीजिये मै देवऋण ऋषिऋण और पितृऋणमें बँधाहुआ हूं इन तीनो ऋणोंसे छूटनेके लिये मैंने यह उद्यम किया है ॥ ४२ ॥ तब वरुणदेवने दुःखित राजाके विनययुक्त वचन सुन कुछेक हास्यकर सन्मुख स्थित राजासे कहा ॥ ४३॥हे राजन् ! यदि तुम्हारी इच्छानुसार गुणवान् पुत्र हो तब

कार्यसिद्धिके उपरान्त मेरा क्या प्रियकार्य करोगे? ॥४४॥ हे नृपते ! यदि तुम उस पुत्रको पशुस्थानीय करके निःशङ्कित चित्तसे मेरा यज्ञ करो तो मैं तुमको दूं॥ ॥४५॥राजाने कहा हे देव ! मुझको वन्ध्यतादोषसे छुडाइये हे जलाधिप ! मै पुत्र होनेपर उसको पशु बनाय तुम्हारा यज्ञ करूंगा. यह आपसे सत्य कहता हूं॥४६॥ हे मानद ! अपुत्रताजनित दुःखकी अपेक्षा अत्यन्त असह्य दुःख पृथ्वीमें दूसरा नहीं है अतएव जिससे मनुष्योंका दुःख दूर हो ऐसी सुसन्तान मुझको दीजिये ॥ ॥४७॥वरुणने कहा हे राजन् ! तुम्हारे इच्छानुसार पुत्र होगा अतएव घरको जाओ किन्तु मेरे निकट जो कहा वह सत्य करना॥४८॥व्यासजीने कहा हे राजन् ! वरुणके इसप्रकार वचन सुनकर राजा हरिश्चन्द्र घरको चलेगये और वरदानविषयका सम्पूर्ण वृत्तान्त भार्यासे कहा॥४९॥उनके सौ परमसुन्दरी मनोहारिणी स्त्रियें थीं

यदित्वंतेनपुत्रेणमांयजेथाविशंकितः ॥ पशुबंधेनतेनैवददामिनृपतेवरम् ॥ ४५ ॥ राजोवाच ॥ देवमेमास्तुवंध्यत्वंयजिष्येऽहंजलाधिपम् ॥ पशुंकृत्वासुतंपुत्रंसत्यमेतद्ब्रवीमिते ॥ ४६ ॥ वंध्यत्वेपरमंदुःखमसह्यंभुविमानद ॥ शोकाग्निशमनंनृणांतस्मादेहिसुतंशुभम् ॥ ४७ ॥ वरुणउवाच ॥ भविष्यतिसुतःकामंराजन्गच्छगृहायवै ॥ सत्यंतद्वचनंकार्यंयद्ब्रवीषिममाऽग्रतः ॥ ४८ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तोवरुणेनाऽसौहरिश्चंद्रोगृहंययौ॥ भार्यायैकथयामासवृत्तांतंवरदानजम् ॥ ४९ ॥ तस्यभार्याशतंपूर्णंबभूवाऽतिमनोहरम् ॥ पट्टराज्ञीशुभाशैब्याधर्मपत्नीपतिव्रता ॥५०॥ कालेगतेऽथसागर्भंदधारवरवर्णिनी,॥ बभूवमुदितोराजाश्रुत्वादोहदचेष्टितम् ॥५१॥ कारयामासविधिवत्संस्कारान्नृपतिस्तदा ॥ मासेऽथदशमेपूर्णेसुषुवेसाशुभेदिने ॥ ५२ ॥ ताराग्रहबलोपेतेपुत्रंदेवसुतोपमम् ॥ पुत्रेजातेनृपःस्नात्वाब्राह्मणैःपरिवेष्टितः ॥५३॥ चकारजातकर्माऽऽदौददौदानानिभूरिशः ॥ राज्ञश्चाऽतिप्रमोदोऽभूत्पुत्रजन्मसमुद्भवः ॥ ५४ ॥ बभूवपरमोदारोधनधान्यसमन्वितः ॥ विशेषदानसंयुक्तोगीतवादित्रसंकुलः ॥ ५५ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेचतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

उनमे जो पतिव्रता शैब्या धर्मपत्नी और पट्टराणी थी ॥ ५० ॥ कुछ काल व्यतीतहोनेपर वह वरवर्णिनी गर्भवती हुई, राजा उसके दोहद ( गर्भ ) की बात सुन आनन्दित हुए ॥ ५१ ॥ तिससमय राजाने उसका विधिपूर्वक संस्कार कराया क्रमानुसार दशमासपूर्ण होनेपर शैब्याने शुभनक्षत्र ॥ ५२ ॥ और ग्रहबल युक्त शुभ दिनमे देवताओंके पुत्रकी समान सन्तान उत्पन्न की. पुत्रके जन्म लेनेपर राजाने ब्राह्मणोंके सहित स्नानपूर्वक ॥ ५३ ॥ प्रथम जातकर्म संस्कार कर असंख्य धनरत्नादि दान किये उस समय पुत्रजन्मसे राजाको अत्यन्त हर्ष हुआ ॥ ५४ ॥ उन चतुर राजाने धन धान्य और अनेक प्रकारके रत्न तथा भूमि इत्यादि विशेप विशेष दान और अनेक प्रकारके गीतवाद्योंका अनुष्ठान कराया॥५५॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां चतुर्दशोंऽध्यायः॥ १४॥

व्यासजीने कहा हे महाराज ! जब नरपतिके भवनमें पुत्र जन्म होनेके कारण महोत्सव हुआ तब वरुण देवने पवित्र विप्रवेष धारणपूर्वक वहाँ आनकर कहा ॥ १ ॥ तब वरुणदेवने " तुम्हारा मंगल हो " यह वचन राजासे कहा हे नरपति ! मुझको वरुण जानो इस समय मैं तुमसे जो कहता हूं सो सुनो, हे नराधिप ! इस समय तुम्हारे पुत्र उत्पन्न हुआ है अतएव तुम उससे मेरा यज्ञ करो ॥ २ ॥ हे राजन् ! मेरे वरदानसे तुम्हारा वन्ध्यता दोष दूर होगया है तब तुमने पहले जो कहा था अब वह वचन सत्य करो ॥ ३ ॥ राजा हरिश्चन्द्र वरुणके यह वचन सुनकर चिन्ता करने लगे कि, अहो ! मेरे केवल एक पुत्र कमलके समान मुखवाला उत्पन्न हुआ है इसको किसप्रकार मारूं ॥ ४ ॥ परन्तु वीर्यवान् लोकपाल वरुणदेव विप्रवेषसे आए हैं जो कल्याणकी कामना करता है ऐसे मनुष्यको देवताओं

व्यासउवाच ॥ प्रवृत्तेसदनेतस्यराज्ञःपुत्रमहोत्सवे ॥ आजगामतदापाशीविप्रवेषधरःशुभः ॥ १ ॥ स्वस्तीत्युक्त्वानृपंप्राहवरुणोऽहंनिशामय ॥ पुत्रोजातस्तवाधीशयजाऽनेननृपाऽऽशुमाम् ॥ २ ॥ सत्यंकुरुवचोराजन्यत्प्रोक्तंभवतापुरा ॥ वंध्यत्वंतुगतंतेऽद्यवरदानेनमेकिल ॥ ३ ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाराजाचिंतांचकारह ॥ कथंहन्मिसुतंजातंजलजेनसमाननम् ॥४॥ लोकपालःसमायातोविप्रवेषेणवीर्यवान्॥ नदेवहेलनंकार्यंसर्वथाशुभमिच्छता ॥५॥ पुत्रस्नेहःसुदुश्छेद्यःसर्वथाप्राणिभिःसदा ॥ किंकरोमिकथंमेस्यात्सुखंसंततिसंभवम् ॥ ६॥धैर्यमालंब्यभूपालस्तंनत्वाप्रतिपूज्यच ॥ उवाचवचनंश्लक्ष्णंयुक्तंविनयपूर्वकम्॥७॥राजोवाच ॥ देवदेवतवाऽनुज्ञांकरोमिकरुणानिधे ॥ वेदोक्तेनविधानेनमखंचबहुदक्षिणम्॥८॥पुत्रेजातेदशाहेनकर्मयोग्योभवेत्पिता ॥ मासेनशुद्ध्येज्जननीदंपतीतत्रकारणम् ॥९॥ सर्वज्ञोऽसिप्रचेतस्त्वंधर्मजानासिशाश्वतम् ॥ कृपांकुरुत्वंवारीशक्षमस्वपरमेश्वर ॥ १० ॥

का तिरस्कार करना कभी उचित नहीं है॥५॥और प्राणियोंको पुत्र स्नेह छेदन करना भी अत्यन्त कठिन है अतएव मैं अब क्या उपाय करूं ? किसप्रकार मुझको सन्तानजनित सुख होगा॥६॥तब भूपालने धैर्य्यावलम्बनपूर्वक प्रणत हो उनकी यथोचित पूजा की और विनयसहित युक्तियुक्त मनोहर वचन उनसे कहे ॥ ७ ॥ राजा बोले हे देवदेव! मैं आपकी आज्ञा पालन करूं! इसमें सन्देह नहीं मै वेदोक्तविधानसे अनेक दक्षिणायुक्त आपका यज्ञ करूंगा॥८॥किन्तु नरमेधयज्ञ करना हो तौ स्त्री पुरुष दोनों उसके अधिकारी हैं इसकारण पुत्र जन्म होनेसे पिता दश दिनके उपरान्त और जननी एकमासके उपरान्त शुद्ध होकर कार्यके योग्य होती है अतएव एकमास न बीतनेपर किसप्रकार यज्ञ करूँ ॥ ९ ॥ आप सर्वज्ञ और लोकोंके परमप्रभु हैं, नित्यकर्म क्या है सो आप सभी जानते है

अतएव हे वारीश ! आप मुझपर कृपा करके इस एक महीनेतक शान्त रहिये ॥१०॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! राजा हरिश्चन्द्रके यह वचन सुन फिर वरुणदेवने उस नरपतिसे कहा हे राजन् ! तुम्हारा मंगल हो तुम कर्तव्य कार्य करो मैं इस समय अपने स्थानको जाता हूं ॥ ११ ॥ हे नृपसत्तम ! मैं एक महीनेके उपरान्त फिर आऊंगा तुम पुत्रका जातकर्म और नामकरण इत्यादि नियमित संस्कार करके तदनन्तर मेरे यज्ञका अनुष्ठान करना ॥१२॥ हे महाराज! जलाधिपति वरुणदेवके राजासे इसप्रकार मधुर वचन कहकर चले जानेपर राजा हरिश्चन्द्र भी आनन्द अनुभव करनेलगे ॥१३॥ फिर उन पृथ्वीपतिने करोड़करोड़ हेमभूषित घटोध्नी (घटाकारस्तनवाली) धेनु और तिलपर्वत सम्पूर्ण वेदके जाननेवाले ब्राह्मणोंको दान किये॥१४॥राजा पुत्रका मुख देखकर अत्यन्त सुखी हुए और विधिपूर्वक उसका रोहिताश्वनाम रक्खा ॥ १५ ॥ फिर एक मास पूर्ण होनेपर वरुणदेव विप्रवेष धारणपूर्वक राजासे आनकर वारंवार कहनेलगे हे महाराज !

व्यासउवाच॥इत्युक्तस्तुप्रचेतास्तंप्रत्युवाचजनाधिपम् ॥ स्वस्तितेस्तुगमिष्यामिकुरुकार्याणिपार्थिव ॥ ११ ॥ आगमिष्यामिमासांतेयष्टव्यं सर्वथात्वया ॥ कृत्वोत्थानिकमाचारंपुत्रस्यनृपसत्तम ॥ १२ ॥ इत्युक्त्वाश्लक्ष्णयावाचाराजानंयादसांपतिः ॥ हरिश्चंद्रोमुदंप्रापगतेपाशिनि पार्थिवः ॥ १३ ॥ कोटिशःप्रददौगास्ताघटोध्नीर्हेमपूरिताः ॥ विप्रेभ्योवेदविद्भ्यश्चतथैवतिलपर्वतान् ॥ १४ ॥ राजापुत्रमुखंदृष्ट्वासुखमापमहत्तरम् ॥ नामाऽस्यरोहितश्वेतिचकारविधिपूर्वकम् ॥ १५ ॥ पूर्णेमासेततः पाशीविप्रवेषेणभूपतेः ॥ आजगामगृहेसद्योयजस्वेतिब्रुवन्मुहुः ॥ १६ ॥ वीक्ष्यतंनृपतिर्देवंनिमग्नःशोकसागरे ॥ प्रणिपत्यकृतातिथ्यंतमुवाचकृतांजलिः ॥ १७ ॥ दिष्ट्यादेवत्वमायातोगृहंमेपावितंप्रभो ॥ मखंकरोमिवारीशविधिवद्वांछितंतव ॥ १८ ॥ अदंतोनपशुःश्लाघ्यइत्याहुर्वेदवादिनः॥तस्माद्दंतोद्भवेतेऽहंकरिष्यामिमहामखम् ॥१९॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तस्तेनवरुणस्तथेत्युक्त्वाययावथ ॥ हरिश्चंद्रोमुदंप्राप्यविजहारगृहाश्रमे ॥२०॥ पुनर्दंतोद्भवंज्ञात्वाप्रचेताद्विजरूपवान् ॥ आजगामगृहेतस्यकुरुकार्यमितिब्रुवन् ॥ २१ ॥

इससमय यज्ञ आरम्भ कीजिये ॥१६॥ नरपति उन वरुणदेवको देखकर शोकसागरमें डूब गये फिर प्रणाम और आतिथ्यसत्कारपूर्वक हाथ जोडकर उनसे कहने लगे ॥१७॥ हे देव ! सौभाग्यके अनुसारही आपने मेरे घरमें पदार्पण किया है हे प्रभो ! आपके आनेसे अब मेरा घर पवित्र हुआ हे देव ! मैं आपका वांछित यज्ञ विधिपूर्वक सम्पादन करूंगा इसमें सन्देह नहीं है ॥१८॥ किन्तु देखो! दन्तविहीन पशु यज्ञमें श्रेष्ठ नहीं है यह वेदके जाननेवाले पण्डितलोग कहते हैं अतएव पुत्रके दाँत निकलनेपर आपका वांछित महायज्ञ करूंगा यही स्थिर किया है ॥१९॥ व्यासजीने कहा हे नरनाथ ! वरुणदेव राजा हरिश्चन्द्रके यह वचन सुन यही हो इसप्रकार कहकर अपने स्थानको चलेगये इधर राजा हरिश्चन्द्र आनन्दित हो संसाराश्रममें विहार करनेलगे ॥२०॥ फिर कुमारके दाँत उत्पन्न हुए जान

कर वरुणदेव विप्रवेषसे राजाके घर आय कहने लगे हे राजन् ! आप इससमय मेरा यज्ञ कीजिये ॥ २१ ॥ भूपतिनेभी विप्ररूपी जलाधिपतिको आताहुआ देख तेही प्रणामकर आसन प्रदान किया. और यथायोग्य सन्मान करके उनकी पूजा की ॥२२॥ उन्होंने अत्यन्त विनीतभावसे मस्तक झुकाय स्तव करके उनसे कहा हे देव ! मैं आपका विधिपूर्वक वांछित अनेक दक्षिणायुक्त यज्ञ करुंगा ॥ २३ ॥ इस बालकका अभी चूडाकरण नहीं हुआ है अतएव गर्भकालीन केशकलाप विद्यमान है, इस कारण इन केशोंके रहते यह बालक यज्ञीय पशु नहीं होसक्ता यह मैंने वृद्धोंके मुखमे सुना है ॥२४॥ हे वारीश ! आप शास्त्रकी विधि जानते हैं इसकारण चूडाकरणतक अपेक्षा कीजिये, बालकके मुण्डनकार्य होनेपर फिर मैं आपका यज्ञ करूंगा इसमें सन्देह नहीं है ॥२५॥ वरुणने उनके यह वचन सुन फिर उनसे कहा हे राजन् ! तुम वारंवार इस प्रकार कहकर मुझको क्यों छलते हो ॥२६॥ हे नरपते ! इससमय तुम्हारे सम्पूर्ण सामग्री विद्यमान है केवल

भूपालोऽपिजलाधीशंवीक्ष्यप्राप्तंद्विजाकृतिम्।प्रणम्याऽऽसनसन्मानैःपूजयामाससादरम्॥२२॥ स्तुत्वाप्रोवाचवचनंविनयानतकंधरः॥करोमि विधिवत्कामंमखंप्रबलदक्षिणम्॥२३॥बालोऽप्यकृतचौलोऽयंगर्भकेशोनसंमतः॥यज्ञार्थेपशुकरणेमयावृद्धमुखाच्छ्रुतम् ॥२४॥ तावत्क्षमस्ववारीशविधिंजानासिशाश्वतम्॥कर्तव्यःसर्वथायज्ञोमुंडनांतेशिशोःकिल ॥२५॥ तस्येतिवचनंश्रुत्वाप्रचेताःप्राहतंपुनः ॥ प्रतारयसिमांराजन्पुनःपुनरिदंब्रुवन् ॥२६॥अपितेसर्वसामग्रीवर्ततेनृपतेऽधुना ॥ पुत्रस्नेहनिबद्धस्त्वंवंचयस्येवसांप्रतम् ॥२७॥क्षौरकर्मविधिंकृत्वानकर्तासिमखंयदि ॥ तदाहंदारुणंशापंदास्येकोपसमन्वितः ॥ २८ ॥ अद्यगच्छामिराजेंद्रवचनात्तवमानद ॥ नमृषावचनंकार्यंत्वयेक्ष्वाकुकुलोद्भव ॥ २९ ॥ इत्याभाष्ययथावाशुप्रचेतानृपतेर्गृहात् ॥ राजापरमसंतुष्टोननंदभवनेतदा ॥ ३० ॥ चूडाकरणकालेतुप्रवृत्तेपरमोत्सवे ॥ संप्राप्तस्तरसापाशीभवनंनृपतेःपुनः ॥ ३१ ॥ यदांकेसुतमादायराज्ञीनृपतिसन्निधौ ॥ उपविष्टाक्रियाकालेतदैववरुणोऽभ्यगात् ॥ ३२ ॥ कुरुकर्मेतिविस्पष्टंवचनंकथयन्नृपम् ॥ विप्ररूपधरःश्रीमान्प्रत्यक्षइवपावकः ॥ ३३ ॥

पुत्रके स्नेहमें बँधकरही अब मुझको छलते हो ॥२७॥ जो हो क्षौरकार्य करके भी यदि यज्ञ न करोगे तो मैं कुपित होकर तुमको दारुण शाप दूंगा ॥२८॥ हे राजेन्द्र ! इस समय मैं तुम्हारे वचनानुसार जाता हूं किन्तु तुम इक्ष्वाकुवंशमें उत्पन्न होकर अपना वचन मिथ्या न करना ॥२९॥ वरुण यह वचन कहकर नरपतिके घरसे तत्काल चलेगये राजाभी तब अत्यन्त सन्तुष्ट हो अपने भवनमें आनन्द अनुभव करनेलगे ॥३०॥ फिर जब अत्यन्त उत्सवके सहित चूडाकार्य आरम्भ हुआ तब पाशधर शीघ्रही पुनर्वार नरपतिके भवनमे आये ॥३१॥ जिस समय रानी पुत्रको गोदीमें लिये राजाके सामने बैठी थी उसी समय वरुणदेव वहाँ आनकर उपस्थित हुए॥३२॥उन विप्ररूपधारी प्रत्यक्ष अग्निके समान तेजःपुञ्ज कलेवर वरुणदेवने नरपतिसे स्पष्ट वचनद्वारा कहा हे राजन् ! यज्ञ आरम्भ करो॥ ३३॥

नरपतिने उनको देखकर भयसे अत्यन्त विह्वल हो हाथ जोड शीघ्र उनको प्रणाम किया ॥ ३४ ॥ फिर यथाविधि उनकी पूजाकर अत्यन्त विनयसहित कहा हे स्वामिन्! अब मैं विधिपूर्वक आपका यज्ञ करूंगा ॥ ३५ ॥ किन्तु इस विषयमें मुझको कुछ कहना है, आप एकाग्रचित्त होकर सुनिये और तदनन्तर जो कर्तव्य हो वही कीजिये, हे स्वामिन्! आप यदि युक्तिसंगत कहकर अनुमोदन करैं तो मैं वह आपसे कहूं ॥ ३६ ॥ देखो ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्य यह तीनों वर्ण यथाविधि संस्कृत होनेसे द्विजाति होते हैं किन्तु संस्कारविहीन होनेसे यह अवश्यही शूद्र है यह वेदके जाननेवाले पंडितलोगही जानते हैं ॥ ३७ ॥ इस कारण मेरी यह शिशुसन्तान इस समयभी शूद्रके समानहै यज्ञोपवीत होनेपर फिर यह यज्ञक्रियोके उपयुक्त होगी यहीवेदशास्त्रमे निर्णय है ॥ ३८ ॥ क्षत्रियोंकीग्यारहवें वर्षमें ब्राह्मणोंको आठवें वर्षमें और वैश्योंकी

नपतिस्तंसमालोक्यबभूवाऽतीवविह्वलः ॥ नमश्चकारतंभीत्याकृतांजलिपुटःपुरः ॥ ३४ ॥ विधिवत्पूजयित्वातंराजोवाचविनीतवान् ॥ स्वामिन्कार्यंकरोम्यद्यमखस्यविधिपूर्वकम् ॥ ३५ ॥ वक्तव्यमस्तितत्राऽपिशृणुष्वैकमनाविभो ॥ युक्तंचेन्मन्यसेस्वामिंस्तद्ब्रवीमितवाऽग्रतः ॥ ३६ ॥ ब्राह्मणःक्षत्रियोवैश्यस्त्रयोवर्णाद्विजातयः ॥ संस्कृताश्चाऽन्यथाशूद्राएवंवेदविदोविदुः ॥ ३७ ॥ तस्मादयंसुतोमेऽद्यशूद्रवद्वर्ततेशिशुः ॥ उपनीतःक्रियार्हःस्यादितिवेदेषुनिर्णयः ॥ ३८ ॥ राज्ञामेकादशेवर्षेसदोपनयनंस्मृतम् ॥ अष्टमेब्राह्मणानांचवैश्यानांद्वादशेकिल ॥ ३९ ॥ दयसेयदिदेवेशदीनंमांसेवकंतव ॥ तदोपनीयकर्ताऽस्मिपशुनायज्ञमुत्तमम् ॥ ४० ॥ लोकपालोऽसिधर्मज्ञसर्वशास्त्रविशारद ॥ मन्यसेयद्वचः सत्यंतद्गच्छभवनंविभो ॥ ४१ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वादयावान्यादसांपतिः ॥ ओमित्युक्त्वाययावाशुप्रसन्नवदनोनृपः ॥ ४२ ॥ गतेऽथवरुणेराजाबभूवाऽतिमुदान्वितः ॥ सुखंप्राप्यसुतस्यैवंराजामुदमवापह ॥ ४३ ॥ चकारराजकार्याणिहरिश्चंद्रस्तदानृप ॥ कालेनव्रजतापुत्रोबभूवदशवार्षिकः ॥ ४४ ॥

बारहवें वर्षमें वयःक्रमसे उपनयनविधि निर्दिष्ट हुई है ॥ ३९ ॥ अतएव हे देवेश! यदि आप दीन सेवकके ऊपर दया करें तो बालकके उपनयनपर्य्यन्त अपेक्षा कीजिये फिर इसका उपनयनकर पशुरूप बालकसे आपका वह उत्तम यज्ञ करूंगा ॥ ४० ॥ हे विभो! आप लोकपाल हैं विशेषकर सम्पूर्ण शास्त्रोंका सारधर्म जानकर धर्मतत्त्व प्राप्त किया है इसकारण यदि आप मेरा वचन सत्य जानें तो आप इससमय अपने घरको जाइये ॥ ४१ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन्! उनके यह वचन सुनकर जलाधिपति वरुणदेव दयार्द्रचित्त हुए और "यही हो" ऐसा कहकर तत्काल उस स्थानसे चलेगये ॥ ४२ ॥ वरुणके अन्तर्धान होनेपर फिर राजा अत्यन्त आनन्दित हुए और रानीभी पुत्रका मंगल जान सन्तुष्ट हुई ॥ ४३ ॥ अनन्तर राजा हरिश्चन्द्र प्रसन्न चित्तसे राजकार्यकी पर्य्यालोचना करने लगे इसप्रकार कुछ काल व्यतीत

होनेपर उनके पुत्रने दशवें वर्षमें पदार्पण किया॥ ४४॥ तब राजाने शान्त ब्राह्मण मन्त्रियोंकी सम्मतिसे अपने ऐश्वर्यके समान उसकी उपनयन द्रव्यसामग्री मँगाई ॥ ४५॥ पुत्रका ग्यारहवें वर्षमें वयःक्रम होनेसे राजाने यथाविधि उपनयनकार्य किया किन्तु वरुणदेवके यज्ञका वृत्तान्त स्मरणकर वारंवार चिन्तातुर होनेलगे ॥४६॥इधर कुमारका उपनयन कार्य आरम्भ होनेपर वरुणदेव विप्रवेश धारण कर उसी स्थानमें उपस्थित हुए ॥ ४७ ॥ राजाने उनको देखतेही शीघ्र प्रणाम किया और हाथ जोड सन्मुख खडे हो प्रीतिसहित सुरवरसे कहनेलगे ॥ ४८ ॥ हे देव ! यज्ञोपवीत होजानेसे इससमय मेरा यह पुत्र पशुके उपयुक्त हुआ है और आपके अनुग्रहसे मेरा भी वन्ध्यत्वशोक जातारहा ॥४९ ॥ अतएव हे धर्मज्ञ ! मैं जो कहता हूं सो सुनिये कुछ कालके विलम्बसे आपका अनेक दक्षिणा

तस्योपवीतसामग्रींविभूतिसदृशींनृपः॥चकारब्राह्मणैःशिष्टैरन्वितःसचिवैस्तथा ॥४५॥ एकादशेसुतस्याऽब्देव्रतबंधविधौनृपः ॥ विदधेविधिवत्कार्यंचित्तेचिंतातुरःपुनः॥४६॥वर्तमानेतथाकार्येउपनीतेकुमारके ॥ आजगामाऽथवरुणोविप्रवेषधरस्तदा॥४७॥तंवीक्ष्यनृपतिस्तूर्णंप्रणम्यपुरतःस्थितः॥कृतांजलिपुटःप्रीतःप्रत्युवाचसुरोत्तमम्॥४८॥ देवदत्तोपवीतोऽयंपशुयोग्योऽस्तिमेसुतः॥प्रसादात्तवमेशोकोगतोवंध्यापवादजः ॥४९॥ कर्तुमिच्छाम्यहंयज्ञंप्रभूतवरदक्षिणम् ॥ समयेशृणुधर्मज्ञसत्यमद्यब्रवीम्यहम् ॥५०॥ समावर्तनकर्मांतेकरिष्यामितवेप्सितम्॥ ममोपरिदयांकृत्वातावत्त्वंक्षंतुमर्हसि ॥५१॥ वरुणउवाच॥ प्रतारयसिमांराजन्पुत्रप्रेमाकुलोभृशम् ॥ मुहुर्मुहुर्मतिंकृत्वायुक्तियुक्तांमहामते ॥५२॥ गच्छाम्यद्यमहाराजवचसातवनोदितः ॥ आगमिष्यामिसमयेसमावर्तनकर्मणि ॥५३॥इत्युक्त्वाप्रययौपाशीतमापृच्छ्यविशांपते ॥ राजाप्रमुदितःकार्यंचकारचयथोत्तरम् ॥ ५४ ॥ आगतंवरुणंदृष्ट्वाकुमारोतिविचक्षणः॥यज्ञस्यसमयंज्ञात्वातदाचिंतातुरोऽभवत् ॥ ५५ ॥ शोकस्यकारणंराज्ञःपर्यपृच्छदितस्ततः ॥ ज्ञात्वाऽऽत्मवधमायुष्मन्गमनायमतिंदधौ ॥ ५६ ॥

युक्त यज्ञ करनेकी इच्छा की है यह आपसे सत्य कहता हूं ॥ ५० ॥ फलतः समावर्तनकार्यके अन्तमें आपका वांछित यज्ञ करूंगा अब मुझपर दया करके तब तक क्षमा कीजिये ॥ ५१ ॥ वरुणने कहा हे महामते ! तुम पुत्रस्नेहसे अत्यन्त व्याकुल होकर युक्तियुक्त बुद्धिकौशलसे वारंवार मुझको छलते हो ॥ ५२ ॥ जो हो हे महाराज ! मैं तुम्हारे वचनानुसार आज जाता हूं किन्तु समावर्तनकार्यके समय फिर मैं आऊंगा यही निश्चय जानिये ॥ ५३॥ हे नरपते ! वरुणदेवके यह वचन कह उनसे सम्भाषण कर चलेजानेपर राजाभी आनन्दितहो यथाक्रमसे विहितकार्य करनेलगे।५४॥राजकुमार अत्यन्तबुद्धिमान् थे इसकारण वरुणदेवकोआता हुआ देख यज्ञका समय जान चिन्तासे कातर हुए॥५५॥अनन्तर राजाके शोकका कारण इधर उधर पूँछकर अपने विनाशका विषय जाना और तत्काल राजाके

घरसे निकल जानेकी इच्छा की ॥ ५६ ॥ फिर सचिवपुत्रोंके सहित परामर्शकर कर्तव्यस्थिरतापूर्वक उस नगरसे बाहर हो वनको चलागया ॥ ५७ ॥ पुत्रके चलेजानेपर नरपतिने अत्यन्त दुःखित हो उसको ढूँढनेके लिये अपने सम्पूर्ण दूतोंको भेजा ॥ ५८ ॥ इसप्रकार कुछ काल व्यतीत होनेपर वरुणदेवने उनके घर आय उन शोकसन्तप्त राजासे कहा हे राजन् ! इस समय पहले कहाहुआ यज्ञ कीजिये ॥५९ ॥ राजाने उनको प्रणाम करके कहा हे देव ! मै क्या करूं ? मेरा पुत्र भयसे व्याकुल होकर कहीं चलागया है उसको मैं नहीं जानता ॥६०॥ हे देव ! मेरे सब दूतोंने पर्वतोंके दुर्गम प्रदेश मुनियोंके आश्रम अधिक क्या सम्पूर्ण स्थानोंमें ढूँढा है तथापि किसी स्थानमें भी उसको नहीं पाया॥६१॥मेरा पुत्र घरसे चलागया है इस समय मैं क्या करूं ? आप आज्ञा दीजिये. हे देव ! आप तो सभी जानते है अतएव आप तो विचार देखिये मेरा कुछ भी दोष नहीं है केवल भाग्यके दोषसेही ऐसा हुआ हे इसमें सन्देह नहीं॥६२॥व्यासजीने कहा हे राजन्!

निश्चयंपरमकृंत्वासंमंत्र्यसचिवात्मजैः ॥ प्रययौनगरात्तस्मान्निर्गत्यवनमप्यसौ ॥ ५७ ॥ गतेपुत्रेनृपःकामंदुःखितोभूद्भृशंतदा ॥ प्रेरयामासदूतान्स्वांस्तस्यान्वेषणकाम्यया ॥ ५८ ॥ एवंगतेऽथकालेऽसौवरुणस्तद्गृहंगतः ॥ राजानंशोकसंततंकुरुयज्ञमितिब्रुवन् ॥ ५९ ॥ राजाप्रणम्यतंप्राहदेवदेवकरोमिकिम् ॥ नजानेक्वाऽपिपुत्रोमेगतस्त्वद्भयाकुलः ॥ ६० ॥ सर्वत्रगिरिदुर्गेषुमुनीनामाश्रमेषुच ॥ अन्वेषितोमेदूतैस्तुनप्राप्तोयादसांपते ॥ ६१ ॥ आज्ञापयमहाराजकिंकरोमिगतेसुत ॥ नमेदोषोऽत्रसर्वज्ञभाग्यदोषस्तुसर्वथा ॥ ६२ ॥ व्यास उवाच ॥ इतिभूपवचःश्रुत्वाप्रचेताः कुपितोभृशम् ॥ शशापचनृपंक्रोधाद्वंचितस्तुपुनःपुनः ॥ ६३ ॥ नृपतेऽहंत्वयायस्माद्वचसाचप्रवंचितः ॥ तस्माज्जलोदरोव्याधिस्त्वांतुदत्वतिदारुणः ॥ ६४ ॥ व्यासउवाच ॥ इतिशप्तोमहीपालः कुपितेनप्रचेतसा ॥ पीडितोऽभूत्तदाराजाव्याधिना दुःखदेनतु ॥ ६५ ॥ एवंशप्त्वानृपंपाशीजगामनिजमास्पदम् ॥ राजाप्राप्यमहाव्याधिंबभूवाऽतीवदुःखितः ॥ ६६ ॥ इति श्रीदे० म० सप्तम स्कंधेपंचदशोऽध्यायः ॥ १५॥

राजाके ऐसे वचन सुनकर वरुणदेव अत्यन्त कुपित हुए और जब उन्होंने देखा कि, हरिश्चन्द्रसे वारंवार छला जाकर भी मैं अपने वांछितको प्राप्त न हुआ तब क्रोधसे अधीर होकर उनको शाप दिया ॥ ६३ ॥ हे राजन्! तुमने छलयुक्त वचनोंसे मुझको छला है इसलिये दारुणजलोदर व्याधि तुमको अत्यन्त पीडित करै ॥ ६४ ॥ वरुणके कुपित होकर इस प्रकार शाप देनेपर फिर राजा इस क्लेशदायक व्याधिसे पीडित हो अत्यन्त कष्ट भोगने लगे ॥ ६५ ॥ तब पाशधारी जलाधिपति राजाको इसप्रकार शाप देकर अपने स्थानको चले गये और राजा भी इस दारुण व्याधिसे ग्रस्त हो अत्यन्तकातर हुए ॥ ६६ ॥ इति श्रीदेवी भागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

व्यासजीने कहा हे महाराज ! वरुणके अपने स्थानमें चले जानेपर राजा उस जलोदर रोगसे अत्यन्त पीडित हुए और दिन दिन दुःख भोग एवं घोरयन्त्रणा अनुभव कर अत्यन्त क्लेश पाने लगे ॥ १ ॥ हे राजन् ! इधर राजकुमारने वनमेंही पिताके उस रोगजनित सन्तापका विषय सुना इसकारण स्नेहके वशीभूत होकर पिताके समीप जानेकी इच्छाकी ॥२॥ संवत्सरके बीतनेपर राजकुमारने आदर सहित पिताको देखने और उनके समीप जानेके लिये इच्छा की है. यह जानकर देवराज इन्द्र वहाँ आनकर उपस्थित हुए ॥३॥ उन्होंने दयाके वशीभूत हो शीघ्रविप्ररूप धारणकर अनुकूल युक्तिसे उस जाते हुए कुमारको निवारण किया ॥४॥ इन्द्रने कहा हे राजपुत्र ! तुम अत्यन्त अज्ञानी हो विशेषकर अवभी कठिनतासे जानने योग्य राजनीतिको नहीं जानसके इसलिये अज्ञानके वशीभूत होकर अब पिताके

व्यासउवाच ॥ गतेऽथवरुणेराजारोगेणाऽतीवपीडितः ॥ दुःखाद्दुःखंपरंप्राप्यव्यथितोभूद्भृशंतदा ॥ १ ॥ कुमारोऽसौवनेश्रुत्वापितरंरोगपीडितम् ॥ गमनायमतिंराजंश्चकारस्नेहयंत्रितः ॥२ ॥संवत्सरेव्यतीतेतुपितरंद्रष्टुमादरात ॥ गंतुकामंतुतंज्ञात्वाशक्रस्तत्राऽऽजगामह ॥ ३ ॥ वासवस्तुतदारूपंकृत्वाविप्रस्यसत्वरः ॥ वारयामासयुक्त्यावैकुमारंगंतुमुद्यतम् ॥४॥ इंद्रउवाच ॥ राजपुत्रनजानासिराजनीतिंसुदुर्लभाम् ॥ अतःकरोपिमूढस्त्वंगमनायमतिंवृथा ॥५॥पितातवमहाभागब्राह्मणैर्वेदपारगैः ॥ कारयिष्यतिहोमंतेज्वलितेऽथविभावसौ ॥ ६ ॥ आत्माहि वल्लभस्तातसर्वेषांप्राणिनांखलु ॥ तदर्थेवल्लभाःसंतिपुत्रदारधनादयः ॥ ७॥ आत्मनोदेहरक्षार्थंहत्वात्वांवल्लभंसुतम् ॥ हवनंकारयित्वाऽसौरोगमुक्तोभविष्यति ॥ ८ ॥ तस्मात्त्वयानगंतव्यंराजपुत्रपितुर्गृहे ॥ मृतेपितरिगंतव्यंराज्यार्थेसर्वथापुनः ॥९॥ एवंनिषेधितस्तत्रवासवेननृपात्मजः ॥ वनमध्येस्थितःकामंपुनःसंवत्सरंनृप ॥१०॥ अत्यंतदुःखितंश्रुत्वाहरिश्चंद्रंतदात्मजः॥गमनायमतिंचक्रेमरणेकृतनिश्चयः ॥ ११ ॥

समीप वृथा जानेको उद्यत हुए हो ॥ ५ ॥ हे महाभाग ! तुम्हारे वहां जानेपर तुम्हारे पिता वेदपरायण ब्राह्मणोसे नरमेधयज्ञ करेंगे उसमें तुमको पशु बनाय तुम्हारे मांसकी प्रज्वलित अग्निमें आहुति प्रदान करावेंगे ॥ ६ ॥ हे वत्स ! सम्पूर्ण प्राणियोंको आत्मा अत्यन्त प्रिय है इसी कारण आत्माके लिये स्त्री पुत्र और धन रत्नादि प्रिय होते है॥७॥अतएव तुम्हारे प्राणोंकी समान पुत्र होनेपरभी वह रोगसे छूटनेके लिये अपनी रक्षार्थ तुमको मारकर होम करावेंगे इसमे सन्देह नहीं ॥८॥हे राजपुत्र ! तुमको इस समय पिताके घर जाना उचित नहीं है परन्तु जब तुम्हारे पिता मरें तब तुम राज्यप्राप्तिके लिये अवश्यही फिर वहाँ जाओ ॥९॥ हे नृपवर ! इन्द्रके इसप्रकार निषेध करनेपर फिर राजपुत्रने एकवर्ष पर्यन्त उस वनमे वास किया ॥१०॥ किन्तु जब राजपुत्र राजा हरिश्चन्द्रके अत्यन्त दुःखका

विषय जानता तब अपना मरण निश्चयकर पिताके घर जानेकी इच्छा करता ॥ ११ ॥ अनन्तर सुरपति इन्द्रभी तिसी समय द्विजरूप धारणकर राजपुत्र रोहितके समीप उपस्थित होवे और युक्तियुक्त वचनोंसे उसको वारंवार निषेध करते॥ १२॥इधर हरिश्चन्द्रने पीडासे अत्यन्त कातर हो अपने कुलपुरोहित वसिष्ठ देवसे पूँछा हे ब्रह्मन् ! इस रोगकी शान्तिका निश्चय उपाय क्या है ? ॥ १३ ॥ ब्रह्माजीके पुत्र वसिष्ठदेवने उनसे कहा हे महाराज ! द्रव्यसे एक पुत्र क्रय कीजिये फिर उस खरीदे हुए पुत्रसे यज्ञ करनेपरही आप शापसे छूटेंगे ॥ १४ ॥ हे नृपसत्तम ! वेदपरायण ब्राह्मणोंने कहा है कि, पुत्र तेरह प्रकारके है ? उनमें क्रीत ( खरीदा हुआ ) भी पुत्र होता है अतएव मूल्यसे एक बालकको लाय उसको पुत्र कीजिये ॥ १५॥ तुम्हारे राज्यहीका कोई ब्राह्मण लोभके वशीभूत हो अपने पुत्रको दे देगा इससे

तुराषाड्द्विजरूपेणतत्राऽगत्यचरोहितम् ॥ निवारयामाससुतंयुक्तिवाक्यैःपुनःपुनः ॥ १२ ॥ हरिश्चंद्रोऽतिदुःखार्तोवसिष्ठंस्वपुरोहितम् ॥ पप्रच्छरोगनाशायतत्रोपायंसुनिश्चितम् ॥ १३ ॥ तमाहब्रह्मणःपुत्रोयज्ञंकुरुनृपोत्तम ॥ क्रयक्रीतेनपुत्रेणशापमोक्षोभविष्यति ॥१४॥ पुत्रादशविधाःप्रोक्ताब्राह्मणैर्वेदपारगैः॥ द्रव्येणाऽनीयतस्मात्त्वंपुत्रंकुरुनृपोत्तम॥१५॥वरुणोऽपिप्रसन्नःसन्सुखकारीभविष्यति ॥लोभात्कोऽपिद्विजःपुत्रंप्रदास्यतिस्वराष्ट्रजैः ॥ १६॥ एवंप्रमोदितोराजावसिष्ठेनमहात्मना ॥ प्रधानंप्रेरयामासतदन्वेषणकाम्यया ॥ १७ ॥ अजीगर्तोद्विजःकश्चिद्विषयेतस्यभूपतेः ॥ तस्याऽऽसंश्चत्रयःपुत्रानिर्धनस्यविशेषतः ॥ १८ ॥ प्रधानेनाऽध्यसौपृष्टःपुत्रार्थंदुर्बलद्विजः ॥ गवांशतंददामीतिदेहिपुत्रंमखायवै ॥१९ ॥ शुनःपुच्छःशुनःशेपःशुनोलांगूलइत्यमी ॥ तेषामेकतमंमेहिददामितुगवांशतम् ॥ २० ॥ अजीगर्तस्तुतच्छ्रुत्वाक्षुधयापीडितोभृशम् ॥ पुत्रंचकतमंतेभ्योविक्रेतुंवैमनोदधे॥२१॥कार्यादिकारिणंज्येष्ठंमत्वानासावदादमुम्॥कनिष्ठंनाप्यदान्मातामममैषइतिवादिनी ॥२२॥

वरुणदेव प्रसन्न हो अवश्यही सुखसम्पादन करैंगे इसमे सन्देह नहीं॥ १६ ॥राजा हरिश्चन्द्र महात्मा वसिष्ठके इसप्रकार वचन सुनकर सन्तुष्ट हुए और उसी प्रकार पुत्र ढूँढनेके लिये अपने प्रधान मन्त्रीको आज्ञा दी ॥ १७ ॥ उन भूपतिके राज्यमें अजीगर्तनाम एक अत्यन्त निर्धन ब्राह्मण वास करता था उसके तीन पुत्र थे ॥ १८॥ मन्त्रीने क्रय करनेकी इच्छा कर उस निर्धन ब्राह्मणसे कहा मैं आपको एकशत गौ देता हूं आप यज्ञके लिये एक पुत्रको दीजिये ॥ १९ ॥ शुनःपुच्छ शुनःशेप और शुनोलांगूल नामक आपके जो तीन पुत्र है उनमेंसे एक पुत्र मुझको दीजिये मैभी उसके बदलेमें तुमको एकशत गो देता हूं ॥ २० ॥अजीगर्त्त अन्नके अभावसे अत्यन्त कातर हुए थे इस कारण यह वचन सुनकर उनमेंसे एक पुत्रको वेंचनेकी इच्छा की ॥ २१ ॥ किन्तु ज्येष्ठ पुत्र और्द्ध्वदेहिक क्रियाका अधिकारी है

यह जानकर उसको न दिया और कनिष्ठ पुत्रको माताने न दिया और कहा कि, यह मेरा है ॥ २२ ॥ विशेषकर मध्यम पुत्र शुनःशेपको सौ गायोंके मूल्यमें वेंचडाला नरपतिने उसको लाय नरमेध यज्ञके लिये उसको पशु किया॥२३॥वह बालक यूपकाष्ठमें बँधकर काँपने लगा और दुःखसे कातर हो अत्यन्त दीनभावसे रोदन करने लगा.यह देखकर मुनिलोग अत्यन्त कातरस्वरसे चीत्कारकर उठे॥२४॥नरपतिने नरमेध यज्ञमें वध करनेके लिये उसको पशुरूपसे प्रदान किया शमिता पुरुषने उस पशुको छेदन करनेके लिये शस्त्रग्रहण न किया ॥ २५ ॥ उसने कहा यह ब्राह्मणका पुत्र कातर होकर अत्यन्त करुणा स्वरसे रोदन करता है अतएव मै लोभके वशीभूत होकर इसको कभी नहीं मारूंगा ॥ २६ ॥ यह कहकर उस दुष्कर कार्यसे विरत हुआ,तब राजाने सभासदोंसे कहा हे द्विजगण ! इस समय क्या करना चाहिये॥२७॥ तब शुनःशेप अत्यन्त अद्भुत करुणास्वरसे रोदन करने लगा और साधारण जन उस विषयको लेकर तुमुल आन्दोलन करने लगे

मध्यमंचशुनःशेपंददौगवांशतेनच॥आ निनायपशुंचक्रेनरमेधेनराधिपः ॥२३॥ रुदंतंदुःखितंदीनंवेपमानंभृशातुरम् ॥ यूपेबद्धंनिरीक्ष्याऽमुं चुक्रुशुर्मुनयस्तदा॥२४॥ शामित्रायपशुंचक्रेनरमेधेनराधिपः ॥ शमितानाददेशस्त्रंतमालंभयितुंशिशुम् ॥ २५ ॥ नाऽहंद्विजसुतंदीनंरुदंतंकरुणंभृशम् ॥हनिष्यामिस्वलोभार्थमित्युवाचाप्यसौतदा ॥२६॥ इत्युक्त्वाविररामाऽसौकर्मणोदुष्करादथ॥ राजासभासदःप्राहकिंकर्तव्यमिति द्विजाः ॥२७॥ जातःकिलकिलाशब्दोजनानांक्रोशतांतदा ॥ क्रंदमानेशुनःशेपेसभायांभृशमद्भुतम् ॥ २८ ॥ अजीगर्तस्तदोत्थायतमुवाचनृपोत्तमम् ॥राजन्कार्यंकरिष्यामितवाऽहंसुस्थिरोभव ॥२९ ॥ वेतनंद्विगुणंदेहिहनिष्यामिपशुंकिल ॥ कर्तव्यंमखकार्यंवैमयातेऽद्यधनार्थिना ॥३०॥ दुःखितस्यधनार्थस्यसदाऽसूयाप्रसूयते॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यहरिश्चंद्रोमुदान्वितः ॥३१॥तमुवाचददाम्यद्यगवांशतमनुत्तमम् ॥ तदाकर्ण्यपितातस्यपुत्रंहंतुंसमुद्यतः ॥ ३२ ॥

इससे तत्काल उस सभामें अत्यन्त कोलाहल उठा ॥२८ ॥ अनन्तर अजीगर्त्तने सभास्थलमें खडे होकर नरपति हरिश्चन्द्रसे कहा हे राजन् ! आप धैर्यका अवलम्बन कीजिये मै आपका कार्य सम्पादन करूंगा ॥२९॥ मैं धनका अभिलाषी हूं.इसकारण आप मुझको दूना धन दीजिये मै अभी इस पशुका वध करता हूं आप शीघ्रही यज्ञकार्य सम्पूर्ण कीजिये ॥ ३० ॥ हे राजन् ! जो पुरुष धनका लालची होता है उसकी सर्वदा पुत्रकेप्रतिभी द्वेषबुद्धि होजाती है इसमें फिर क्या सन्देह है.व्यासजीने कहा हे महाराज! अजीगर्तके इसप्रकार वचन सुनकर राजा हरिश्चन्द्र परमआह्लादके सहित ॥३१ ॥ उससे कहने लगे मैं इस समय आपको एक शत उत्तम गौ देता हूं तब बालकका पिता राजाकी यह बात सुनतेही॥३२॥लोभके वशीभूत और वधकार्य साधन करनेको कृतनिश्चय हो पुत्रके मारनेमेंउद्यत

हुआ सभासद्गण उसको पुत्रके मारनेमे उद्यत देखकर॥ ३ ३॥अत्यन्त दुःखसे कातर हुए और हाय!हाय!कहकर विलाप करने लगे उन्होने कहा यह कुलपांसन अपने पुत्रको मारनेमे उद्यत हुआहै हाय! हमने पूर्वमें और कभी भी ऐसा क्रूरकर्मा महापापी नहीं देखा यह निश्चयही द्विजाकृति पिशाच होगा इसमें सन्देह नहीं. रे चाण्डाल !तुझको धिक्कार है तैने यह क्या पापकार्य करनेकी इच्छा की है ॥ ३४ ॥ ३५ ॥ सामान्य धनकी इच्छासे पुत्ररूपी रत्नकी हत्याकरके तुझको क्या सुख प्राप्त होगा ? रे पापिष्ठ!वेदमें कहागया है कि, आत्माही अङ्गसे पुत्ररूपमें जन्म ग्रहण करता है ॥३६॥ इस कारण तैंने किसप्रकार उस आत्माके हनन करनेकी इच्छा की है सभास्थलमे इसप्रकार कोलाहल आरंभ होनेपर कुशिकनन्दन॥ ३७॥विश्वामित्र दयाके वशीभूत हो नरपतिके समीप आनकर उनसे कहने लगे विश्वामित्र बोले हे राजेन्द्र !शुनःशेप अत्यन्त कातर होकर रोदन करता है अतएव इसको छोड दो ॥३८॥ तौ तुम्हारा यज्ञ सम्पूर्ण और अवश्यही व्याधिनष्ट होगी दयाकी

लोभेनाऽऽकुलचित्तोऽसौशामित्रेकृतनिश्चयः ॥ समुद्यतंचतंदृष्ट्वाजनाःसर्वेसभासदः ॥ ३३ ॥ चुक्रुशुर्भृशदुःखार्ताहाहेतिजगदुर्वचः ॥ पिशाचोऽयंमहापापीक्रूरकर्माद्विजाकृतिः ॥ ३४ ॥ यत्स्वयंस्वसुतंहंतुमुद्यतःकुलपांसनः ॥ धिक्चांडालकिमेतत्तेपापकर्मचिकीर्षितम् ॥ ३५ ॥ हत्वासुतंधनंप्राप्यकिंसुखंतेभविष्यति ॥ आत्मावैजायतेपुत्रअंगाद्वैवेदभाषितम् ॥ ३६ ॥ तत्कथंपापबुद्धेत्वमात्मानंहंतुमिच्छसि ॥ एवं कोलाहलेतत्रजातेकौशिकनंदनः ॥३७॥ समीपंनृपतेर्गत्वातमुवाचदयापरः ॥विश्वामित्रउवाच ॥ राजन्नमुंशुनःशेपंरुदंतंभृशदुःखितम्॥३८॥ क्रतुस्तेभवितापूर्णोरोगनाशश्चसर्वथा॥ दयासमंनास्तिपुण्यंपापंहिंसासमंनहि ॥ ३९ ॥ रागिणांरोचनार्थायनोदनेयंविचारय ॥ आत्मदेहस्य रक्षार्थंपरदेहनिकृंतनम् ॥ ४० ॥ नकर्तव्यंमहाराजसर्वतःशुभमिच्छता ॥ दययासर्वभूतेषुसंतुष्टोयेनकेनच ॥ ४१ ॥ सर्वेन्द्रियोपशांत्याच तुष्यत्याशुजगत्पतिः ॥ आत्मवत्सर्वभूतेषुचिंतनीयंनृपोत्तम ॥ ४२ ॥ जीवितव्यंप्रियंनूनंसर्वेषांसर्वदाकिल ॥ त्वमिच्छसिसुखंकर्तुंदेहेह त्वात्वसुंद्विजम् ॥ ४३ ॥

समान पुण्य और हिंसाकी समान पाप नहीं है॥३९॥तुम विचार करके देखो कि, यज्ञादि पशुहिंसाकी जो विधि कही गई है वह केवल विषयानुरागी मनुष्योंकी प्रवृत्तिके लिये है किन्तु उससे निवृत्त होनाही उचित है.हे महाराज ! जो मनुष्य सम्यक्प्रकार अपने मंगलकी कामना करता है उसको अपने देहकी रक्षाकरनेके लिये पराये देहको छेदन करना कभी कर्त्तव्य नहीं है जो मनुष्य सब जीवोंमें समान दयाप्रकाश करता है और सामान्यवस्तु प्राप्त होनेपर प्रसन्न होता है ॥४०॥ ॥ ४१ ॥ तथा सम्पूर्ण इन्द्रियोंको वशमें रखता है जगदीश्वर उससे शीघ्र सन्तुष्ट होते है. हे नृपवर ! सम्पूर्ण जीवोंको अपनीही समान देखे ॥ ४२ ॥ और सबका प्रिय होकर जीवनयात्रा व्यतीत करै इस ब्राह्मणके पुत्रका देह नष्ट करके तुमने अपने देहकी रक्षा करनेकी इच्छा की है ॥ ४३ ॥

अतएव यह ब्राह्मणका पुत्रभी अपने सुखके आस्पद देहके रक्षाकरनेकी क्यों इच्छा नहीं करेगा? हे राजन् ! तुमने निरपराध ब्राह्मणके पुत्रको मारनेकी इच्छा की है किन्तु यह ब्राह्मणका पुत्र पूर्वजन्मकृत वैर कभी नहीं सहेगा यदि कोई मनुष्य शत्रुता न होनेपरभी अपनी इच्छानुसार किसीको मारे ॥ ४४ ॥४५॥ तो वह मनुष्य दूसरे जन्ममें उस हन्ताका अवश्यही पुनर्वार संहार करता है इसमें सन्देह नहीं. इसके पिताकी धनके लोभसे मति भ्रष्ट हुई है इसकारण अपने पुत्रको अर्पण कियाहै ॥ ४६ ॥ अतएव वह ब्राह्मण अत्यन्त क्रूरस्वभाव लोभी और पापाचारी है इसमें फिर क्या सन्देह है. बहुत पुत्रोंकी इच्छा करते हैं कि, यदि कोई गयामें जाय ॥४७॥ अथवा यदि कोई अश्वमेध यज्ञ करैं किंवा यदि कोई नीलवृषभ उत्सर्ग करै. इस प्रकार विचारकर मनुष्योंको अनेक पुत्रोंकी इच्छा करनी

कथंनेच्छेदसौदेहंरक्षितुंस्वसुखास्पदम् ॥ पूर्वजन्मकृतंवैरंनाऽनेनसहतेनृप ॥ ४४ ॥ येनाऽसुंहंतुकामस्त्वंद्विजपुत्रंनिरागसम् ॥ योयंहंतिविना वैरंस्वकामःसततंपुनः ॥ ४५ ॥ हंतारंहंतितंप्राप्यजननंजननांतरे ॥ जनकोऽस्यसुदुष्टात्मायेनाऽसौतेसमर्पितः ॥ ४६ ॥ स्वात्मजोधनलोभेनपापाचारःसदुर्मतिः ॥ एष्टव्याबहवःपुत्रायद्येकोऽपिगयांव्रजेत् ॥ ४७॥ यजेतचाऽश्वमेधेननीलंवावृषमुत्सृजेत् ॥ देशमध्येचयःकश्चित्पापकर्मसमाचरेत् ॥ ४८॥ षष्ठांशस्तस्यपापस्यराजाभुंक्तेनसंशयः ॥ निषेधनीयोराज्ञाऽसौपापंकर्तुंसमुद्यतः ॥ ४९ ॥ ननिषिद्धस्त्वयाकस्मात्पुत्रंविक्रेतुमुद्यतः ॥ सूर्यवंशेसमुत्पन्नस्त्रिशंकुतनयःशुभः ॥ ५० ॥ आर्यस्त्वनार्यवत्कर्मकर्तुमिच्छसिपार्थिव ॥ मोचनान्मुनिपुत्रस्यकरणाद्वचनस्यमे ॥ ५१ ॥ तवदेहेसुखंराजन्भविष्यत्यविचारणात् ॥ पितातेशापयोगेनचांडालत्वमुपागतः ॥ ५२ ॥ मयाऽसौतेनदेहेनस्वर्लोकंप्रापितः किल ॥ तेनैवप्रीतियोगेनकुरुमेववचनंनृप ॥ ५३ ॥

चाहिये और देखो देशमें जो कोईभी पापकर्म क्यों न करै॥४८॥राजा उस पापका छठाअंश भोगता है इसमें सन्देह नहीं. अतएव मनुष्यके पापकर्म करनेमें प्रवृत्त होनेपर उसको निषेध करना राजाका अवश्य कर्तव्य है ॥ ४९ ॥ किन्तु इस ब्राह्मणके पुत्र बेंचनेमें उद्यत होनेपर तुमने किसलिये इसको निषेध नहीं किया ? हे राजन् ! तुम त्रिशंकुकी सन्तान हो विशेषकर सूर्यवंशमें जन्म ग्रहण किया है ॥५०॥ इसकारण तुम आर्य होकरभी अनार्यके समान कार्य करनेकी किसप्रकार इच्छा करते हो ? तुम मेरे वचन अत्यन्त शीघ्र ग्रहणकर यदि इस ब्राह्मणके पुत्रको छोड दोगे ॥ ५१ ॥ तो तुम्हारे देहमें अवश्यही सुख होगा. तुम्हारे पिता शापवशं चाण्डालत्वको प्राप्त हुए थे ॥ ५२ ॥ किन्तु उसी देहसे मैंने उनको स्वर्गमें भेजदिया, यह तुम अवश्यही जानते हो. अतएव हे राजन् ! तुम

उसी प्रीतिके अनुसार मेरा वचन प्रतिपालन करो॥५३॥यह बालक अत्यन्त कातर हो दीनभावसे रोदन करता है अतएव इसको छोडदो तुम्हारे इस राजसूय यज्ञमें मैं यही प्रार्थना करता हूं ॥५४॥ किन्तु इसे पूर्ण न करनेसे तुमको प्रार्थना भङ्गजनित पाप होगा. अतएव तुम इसको हृदयमे क्यों नहीं धारणकरते. हे नृपसत्तम ! इस यज्ञमे जो किसीकी प्रार्थना करै वह अवश्यही उसको देनी चाहिये ॥ ५५ ॥ किन्तु इसके अन्यथा करनेसे तुमको पाप होगा इसमें सन्देह नहीं, व्यासजीने कहा हे महाराज ! कौशिकके इसप्रकार वचन सुनकर नरपति हरिश्चन्द्र ॥ ५६ ॥ मुनिवर विश्वामित्रसे कहनेलगे हे गाधेय ! जलोदरकी पीडासे मैं महाक्लेश भोगता हूं ॥ ५७ ॥ अतएव मैं इसको नहीं छोडसक्ता इसकारण आप अन्य कुछ प्रार्थना कीजिये. हे कुशिकनन्दन ! मेरे इसकार्यमें विघ्न करना आपको उचित नहीं है ॥ ५८ ॥ तब राजाकी यह बात सुनकर विश्वामित्र अत्यन्त कुपित हुए और ब्राह्मणके पुत्रको अत्यन्त कातर देखकर दुःखसहित

मुंचैनंबालकंदीनंरुदंतंभृशमातुरम् ॥ याचितोऽस्मिमयानूनंयज्ञेऽस्मिन्राजसूयके ॥ ५४ ॥ प्रार्थनाभंगजंदोषंकथंत्वंनाऽवबुध्यसे ॥ प्रार्थितंसर्वदादेयंमखेऽस्मिन्नृपसत्तम ॥ ५५॥ अन्यथापापमेवस्यात्तवराजन्नसंशयः॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाकौशिकस्यनृपोत्तमः ॥५६ ॥ प्रत्युवाचमहाराज कौशिकंमुनिसत्तमम् ॥ जलोदरेणगाधेयदुःखितोऽहंभृशंमुने ॥५७॥ तस्मान्नमोचयाम्येनमन्यत्प्रार्थयकौशिक॥नत्वयाविग्रहः कार्यःकार्येऽस्मिन्ममसर्वथा॥५८॥तच्छ्रुत्वावचनंराज्ञोविश्वामित्रोऽतिकोपतः॥बभूवदुःखसंतप्तोवीक्ष्यदीनंद्विजात्मजम् ॥५९॥इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेषोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ व्यासउवाच ॥ रुदंतंबालकंवीक्ष्यविश्वामित्रोदयातुरः ॥ शुनःशेपमुवाचेदंगत्वापार्श्वेऽतिदुःखितम् ॥१॥ मंत्रंप्रचेतसःपुत्रमयोक्तंमनसास्मरन् ॥ जपतस्तवकल्याणंभविष्यतिममाज्ञया ॥२॥ विश्वामित्रवचःश्रुत्वाशुनःशेपःशुचाकुलः ॥ मंत्रंजजापमनसाकौशिकोक्तंस्फुटाक्षरम् ॥३॥ जपतस्तत्रतस्याऽऽशुप्रचेतास्तुकृपाकरः ॥प्रादुर्बभूवसहसाप्रसन्नोनृपबालके ॥४॥

सन्ताप करनेलगे ॥ ५९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! विश्वामित्र उस बालक शुनःशेपको अत्यन्त कातरभावसे रोदन करता हुआ देख अतिदयार्द्र चित्त हो उसके समीप जायकर उससे कहने लगे ॥ १ ॥ हे वत्स ! मैं तुझको वरुणमंत्र प्रदान करता हूं तू इस मंत्रको मनहीमनमें स्मरणकर और मेरे वचनानुसार इस मंत्रका जप करनेसे तेरा अवश्यही मंगल होगा ॥ २ ॥ शोकाकुल शुनःशेप विश्वामित्रका यह वचन सुन उनका कहा मंत्र मनहीमनमें स्पष्टाक्षरसे जप करने लगा ॥ ३ ॥ हे राजन् ! शुनःशेपके उस मंत्रको जपतेही कृपालहृदय वरुणदेव उसके प्रति प्रसन्न हो सहसा उसके सन्मुख आनकर प्रगट हुए ॥ ४ ॥

वरुणदेवको आया हुआ देखकर सम्पूर्ण सभामें बैठे हुए विस्मित हुए और उनको देख आनन्दित होकर सभी उनका स्तव करनेलगे ॥ ५ ॥ तब रोगातुर हरिश्चन्द्र नरपतिभी अत्यन्त विस्मित हो उनके दोनों चरणोंमें गिरे और हाथ जोड उनके पुरोवर्ती वरुणदेवका स्तव करने लगे॥ ६ ॥हरिश्चन्द्रने कहा हे देवदेव ! मैं अत्यन्त पापात्मा हूं और मेरी बुद्धि नितान्त कलुषित है इस कारण मैं आपके निकट अत्यन्त अपराधी हुआ हूं. हे दयामय ! इस समय आप कृपा करके इस दीनको पवित्र कीजिये॥ ७॥पुत्रके अभावसे मैं अत्यन्त दुखित था इस कारण पुत्रकामुकहोकर आपके वचनमें अवहेला (तिरस्कार) किया है आप प्रभु हैं अतएव आपको निग्रह और अनुग्रहकी सामर्थ्य है इस कारण मेरा यह अपराध क्षमा कीजिये विशेपतः आप विचार करके देखिये कि, जिसकी मति छिन्न हुई है उसका फिर अपराध क्या है ? अतएव दुर्मति पुरुषका अपराध आपको गिन्ना उचित नहीं है ॥ ८॥ हे देवदेव ! जो मनुष्य याचक है वह दोप नहीं देखता मैं भी पुत्रका

दृष्ट्वातमागतंसर्वेविस्मयंपरमंगताः ॥ तुष्टुवुर्वरुणंदेवंमुदितादर्शनेनते ॥ ५ ॥ राजाऽतिविस्मितःपादौप्रणनामरुजातुरः ॥ बद्धांजलिपुटोदेवंतुष्टाव पुरतःस्थितम् ॥ ६ ॥ हरिश्चंद्रउवाच ॥ देवदेवकृपासिंधोपापात्माऽहंसुमंदधीः ॥ कृतापराधःकृपणःपावितःपरमेष्ठिना ॥ ७ ॥ मयातेपुत्रकामेनदुःखसंस्थेनहेलनम् ॥ कृतंक्षमाप्यंप्रभुणाकोऽपराधःसुदुर्मतेः ॥ ८ ॥ अर्थीदोषंनजानातितस्मात्पुत्रार्थिनामया ॥ वंचितस्त्वंदेवदेव भीतेननरकाद्विभो ॥ ९ ॥ अपुत्रस्यगतिर्नास्तिस्वर्गोनैवचनैवच ॥ भीतोऽहंतेनवाक्येनतस्मात्तेहेलनंकृतम् ॥ १० ॥ नाऽज्ञस्यदूषणंचिंत्यंनृ नंज्ञानवताविभो ॥ दुःखितोऽहंरुजाक्रांतोवंचितःस्वसुतेनह ॥ ११ ॥ नजानेऽहंमहाराजपुत्रोमेक्वगतःप्रभो ॥ वंचयित्वावनेभीतोमरणान्मांकृ पानिधे ॥ १२ ॥ प्रययौद्रविणंदत्त्वागृहीतोद्विजबालकः ॥ यज्ञोऽयंक्रीतपुत्रेणप्रारब्धस्तवतुष्टये ॥१३ ॥

प्रार्थी हूं इस कारण कोई दोष नहीं विचारसका. हे विभो ! नरकके भयसे डरकरही मैंने आपको छला है ॥ ९ ॥ अपुत्रकी गति नहीं है विशेषकर उसकी कभी स्वर्ग गति नहीं होती, मैंने इस शास्त्रके वचन से डरकरही आपके वचनका अपमान किया है ॥ १० ॥ हे विभो ! आप ज्ञानवान् और मैं अज्ञानी हूं, विशेषकर दुर्द्धर्ष रोगकी यन्त्रणासे अत्यन्त कातर और अपने पुत्रधनसे भी वञ्चित हूं इस कारण मेरा कुछ भी दोपविचारना आपको उचित नहीं॥ ११ ॥हे प्रभो! मेरा पुत्र कहां चलागया है, यह मैं नहीं जानता. हे दयामय ! बोध होता है कि, वह मृत्युके भयसे डरकर और मुझे छलकर वनको चला गया है ॥ १२ ॥ जो हो मैं धनसे इस ब्राह्मणके बालकको मोल लाया हूं और आपको सन्तुष्ट करनेके लिये क्रीतपुत्रद्वारा यह यज्ञ आरम्भ किया है ॥ १३ ॥

सभासदोंने उनके वचनमे अनुमोदन किया ॥ ३४॥ ३५॥ और विश्वामित्रने प्रेमपूर्ण हो हे पुत्र ! मेरे घरको चलो यह कहकर उसका दक्षिण हाथ पकड लिया ॥ ॥ ३६ ॥ तब शुनःशेप भी शीघ्र उनके साथ चलागया इसी समय वरुणदेवभी प्रीतिपरायण हो अपने घरको चले गये॥ ३७॥ और ऋत्विक् तथा सभासद् भी अपने अपने घरको चलेगये राजा भी रोगसे मुक्ति प्राप्तकर अतिआनन्दित हो ॥३८॥ अत्यन्त प्रसन्नचित्तसे राज्य पालन करने लगे. इसी समय राजाका पुत्र रोहितभी वरुणदेवका सम्पूर्ण वृत्तान्त सुन॥ ३९॥प्रसन्न हो दुर्गम वन और पर्वतादि छोड घरको आया तब दूतोंने राजाके समीप जाय राजपुत्रके आनेका वृत्तान्त कहा॥ ४०॥वह कोशलाधिपति पुत्रका आगमन सुन प्रेमसे परिपूर्ण और आनन्दित हो शीघ्र उसके सन्मुख आनकर उपस्थित हुए रोहिताश्वभी पिताको आता हुआ

मंत्रंदत्त्वामहावीर्यंवरुणस्यातिसंकटे ॥ व्यासउवाच ॥ श्रुत्वावाक्यंवसिष्ठस्यबाढमूचुःसभासदः ॥ ३५ ॥ विश्वामित्रस्तुजग्राहतंकरेदक्षिणेत
दा ॥ एहिपुत्रगृहंमेत्वमित्युक्त्वाप्रेमपूरितः ॥३६ ॥ शुनःशेपोजगामाऽऽशुतेनैवसहसत्वरः ॥ वरुणस्तुप्रसन्नात्माजगामचस्वमालयम् ॥ ३७ ॥
ऋत्विजश्चतथासभ्याःस्वगृहान्निर्ययुस्तदा ॥ राजाऽपिरोगनिर्मुक्तोबभूवाऽतिमुदान्वितः ॥ ३८ ॥ प्रजास्तुपालयामाससुप्रसन्नेनचेतसा ॥
रोहिताख्यस्तुतच्छ्रुत्वावृत्तांतंवरुणस्यह ॥ ३९ ॥ आजगामगृहंप्रीतोदुर्गमाद्वनपर्वतात् ॥ दूताराजानमभ्येत्यप्रोचुःपुत्रंसमागतम् ॥ ४० ॥
मुदितोऽसौजगामाऽऽशुसंमुखःकोसलाधिपः ॥ दृष्ट्वापितरमायांतंप्रेमोद्रिक्तःसुसंभ्रमः ॥ ४१ ॥ दंडवत्पतितोभूमावश्रुपूर्णमुखःशुचा ॥ राजाऽ
पितंसमुत्थाप्यपरिरभ्यमुदान्वितः ॥ ४२ ॥ समाघ्रायसुतंमूर्ध्निपप्रच्छकुशलंपुनः ॥ उत्संगेतंसमारोप्यमुदितोमेदिनीपतिः ॥ ४३ ॥ उष्णैर्ने
त्रजलैःशीर्षण्यभिषेकमथाऽकरोत् ॥ राज्यंशशासतेनासौपुत्रेणाऽतिप्रियेणच ॥ ४४ ॥ वृत्तांतंनरमेधस्यकथयामासविस्तरात् ॥ राजसूयंक्रतु
वरंचकारनृपसत्तमः ॥ ४५ ॥ वसिष्ठंपूजयित्वाऽथहोतारमकरोद्विभुः ॥ समाप्तेत्वथयज्ञेशेवसिष्ठोऽतीवपूजितः ॥ ४६ ॥

देख ॥ ४१॥ प्रेमसे परिपूर्ण होगया और चिरविरहजात शोकके आँसुओंसे मुख प्लावित कर दण्डकी समान पृथ्वीपर गिरपडा, तब राजाने इसको उठाय प्रसन्न हृदयसे आलिङ्गन किया॥ ४२॥और आनन्दसहित उसका मस्तक सूंघ कुशल वार्ता पूंछी. इसप्रकार राजा जब पुत्रको गोदीमें लेकर पूछते थे ॥ ४३॥ तब उसके दोनों नेत्रोंसे गरम आँसुओंकी धारा गिरनेलगी उससे कुमारका मस्तक भीगगया अनन्तर राजा उस प्रियतम पुत्रके सहित राज्यशासन करने लगे॥ ४४॥तिस समय नृपसत्तमने नरमेध यज्ञका आनुपूर्विक वृत्तान्त विस्तारसहित पुत्रसे कहा इसके उपरान्त उन्होने श्रेष्ठ राजसूययज्ञका अनुष्ठान कर॥ ४५॥वसिष्ठमुनिकी यथाविहित पूजा करके उनको उस यज्ञके होतृकार्यमें वरण किया. फिर उस श्रेष्ठ यज्ञके समाप्त होनेपर राजाने बहुत धनसे वसिष्ठका अत्यन्त सन्मान किया ॥ ४६ ॥

अनन्तर एकसमय वसिष्ठमुनि आदरसहित रमणीक इन्द्रभवनमें गये; इसी समय विश्वामित्र भी उस स्थानमें जाय वसिष्ठसे मिले ॥ ४७ ॥ तब वह दोनों महर्षि
मिलित होकर सुरसदनमें विराजमान हुए परन्तु विश्वामित्र शचीपति इन्द्रकी सभामें वसिष्ठको सन्मानित देखकर आश्चर्ययुक्त चित्तद्वारा उनसे पूँछने लगे विश्वा
मित्र बोले हे ऋषिसत्तम ! आपने यह महती पूजा कहाँ पाई ॥४८॥४९॥ हे महाभाग ! आपकी यह पूजा किसने की है सो आप मुझसे सत्य कहिये. वसिष्ठने
कहा हे मुनिवर ! हरिश्चन्द्र नामक एक प्रतापवान् नृपति मेरा यजमान है ॥५०॥ उसी राजाने बहुत दक्षिणायुक्त राजसूययज्ञका अनुष्ठान किया इसकी समान
धृतव्रत सत्यवादी राजा अन्य नहीं है ॥ ५१ ॥ वह धर्मशील दाता और प्रजाका पालन करनेमें तत्पर है. हे कौशिकनन्दन ! उसी राजाके यज्ञमें मुझको यह

शक्रस्यसदनंरम्यंजगाममुनिरादरात् ॥ विश्वामित्रोऽपितत्रैववसिष्ठेनचसंगतः ॥ ४७ ॥ मिलित्वातौस्थितौदेवसदनेमुनिसत्तम ॥ विश्वामि
त्रोऽपिपप्रच्छवसिष्ठंप्रतिपूजितम् ॥४८॥ वीक्ष्यविस्मयचित्तस्तंसभायांतुशचीपतेः ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ क्वेयं पूजात्वयाप्राप्तामहतीमुनिसत्त
म ॥ ४९ ॥ कृताकेनमहाभागसत्यंब्रूहिममांतिके ॥ वसिष्ठउवाच ॥ यजमानोऽस्तिमेराजाहरिश्चंद्रःप्रतापवान् ॥ ५० ॥ राजसूयःकृतस्ते
नराज्ञाप्रवरदक्षिणः ॥ नेदृशोऽस्तिनृपश्चान्यःसत्यवादीधृतव्रतः ॥ ५१ ॥ दाताचधर्मशीलश्चप्रजारंजनतत्परः ॥ तस्ययज्ञेमयापूजाप्राप्ताकौ
शिकनंदन ॥ ५२ ॥ " किंपृच्छसिपुनःसत्यंब्रवीम्यकृत्रिमंद्विज ॥ " हरिश्चंद्रसमोराजानभूतोनभविष्यति ॥ सत्यवादीतथादाताशूरःप
रमधार्मिकः ॥ ५३ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाविश्वामित्रोऽतिकोपनः ॥ बभूवक्रोधसंरक्तलोचनोऽप्यब्रवीच्चतम् ॥ ५४ ॥
विश्वामित्रउवाच ॥ एवंस्तौषिनृपंमिथ्यावादिनंकपटप्रियम् ॥ वञ्चितोवरुणोयेनप्रतिश्रुत्यवरंपुनः ॥ ५५ ॥ ममजन्मार्जितंपुण्यंतपसःपठि
तस्यच ॥ त्वदीयंवाऽतितपसोग्लहंकुरुमहामते ॥ ५६ ॥

पूजा प्राप्त हुई है ॥ ५२ ॥ हे-द्विजवर ! आप मुझको सत्य कहनेका क्यों अनुरोध करते हैं ? मैं पुनर्वार आपसे यथार्थही कहता हूं कि, राजा हरिश्चन्द्रकी समान
सत्यवादी वीर चतुर और परमधार्मिक राजा अन्य कोई नहीं हुआ और न कभी कोई होगा ॥५३॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! अत्यन्त कोपनस्वभाव विश्वा
मित्र उनके इस प्रकार वचन सुन लाल लाल नेत्र कर उनसे कहनेलगे ॥ ५४ ॥ विश्वामित्र बोले हे वसिष्ठ ! हरिश्चन्द्रने प्रतिज्ञा करके वरुण देवसे वर प्राप्त किया
इसके उपरान्त उसने वरुणकोही कपट रूपी वचनोंसे छला था अतएव वह मिथ्यावादी और कपटप्रिय है तुम उसी राजाकी प्रशंसा करते हो ॥५५॥ हे महामते !
मैंने जन्मावधि तपस्या और अध्ययन करके जो पुण्य सञ्चय किया है और तुमने भी आजन्म अध्ययन और तपस्या करके जो पुण्य उपार्जन किया है इस समय

हे देवदेव ! आपको देखतेही मेरा अत्यन्त क्लेश दूर हुआ है इस समय आपके प्रसन्न होनेसे मेरा जलोदर जनित सम्पूर्ण दुःख दूर होजायगा॥ १४॥ ...
महाराज ! उन रोगातुर राजाके यह वचन सुनकर देवदेव वरुण कृपाके वशीभूत हो नरपतिसे कहने लगे॥ १५॥हे राजन् ! शुनःशेप अत्यन्त कातर होकर मेरा स्तव
करता है, इस कारण तुम इसको छोडदो और तुम्हारा यज्ञ भी सम्पूर्ण हुआ, अब तुम रोगसे भी मुक्त होओ॥ १६॥ वरुणने यह बात कहकर सभासदोंके सामनेही
राजाको रोगसे मुक्त किया, राजा भी तब सुन्दर देह और स्वस्थता प्राप्तकर उनके सन्मुख स्थिति करने लगे॥ १७॥वरुणदेवकी कृपासे जब द्विजपुत्र पाशबन्धनसे
मुक्त हुआ तब उस यज्ञ सभास्थलमें जयशब्द उच्चारित होनेलगा॥ १८॥राजा दारुणरोगसे तत्काल मुक्ति प्राप्तकर सन्तुष्ट हुए और शुनःशेप भी यूपसे मुक्त हो निरु

दर्शनंतवसंप्राप्यगतंदुःखंममाऽद्भुतम्॥जलोदरकृतंसर्वंप्रसन्नेत्वयिसांप्रतम् ॥१४॥व्यासउवाच॥इतितस्यवचःश्रुत्वाराज्ञोरोगातुरस्यच ॥ दया
वान्देवदेवेशःप्रत्युवाचनृपोत्तमम् ॥१५॥ वरुणउवाच॥मुंचराजञ्छुनःशेपंस्तुवंतंमांभृशातुरम्॥यज्ञोयंपरिपूर्णस्तेरोगमुक्तोभवाऽऽत्मना॥१६॥
इत्युक्त्वावरुणस्तूर्णंराजानंविरुजंतथा ॥ चकारपश्यतांतत्रसदस्यानांसुसंस्थितम् ॥ १७ ॥ विमुक्तोऽसौद्विजःपाशाद्वरुणेनमहात्मना ॥ जय
शब्दस्ततस्तत्रसंजातोमखमंडपे ॥ १८ ॥ राजाप्रमुदितःसद्योरोगान्मुक्तःसुदारुणात् ॥ यूपान्मुक्तःशुनःशेपोबभूवाऽतीवसंस्थितः ॥ १९ ॥
राजात्विमंमखंपूर्णंचकारविनयान्वितः ॥ शुनःशेपस्तदासभ्यानित्युवाचकृतांजलिः ॥२०॥ भोभोःसभ्याःसुधर्मज्ञाब्रुवंतुधर्मनिर्णयम् ॥ वेद
शास्त्रानुसारेणयथार्थवादिनःकिल ॥२१॥ पुत्रोऽहंकस्यसर्वज्ञाःपितामेकोऽग्रतःपरम् ॥ भवतांवचनात्तस्यशरणंप्रव्रजाम्यहम् ॥ २२ ॥ इत्युक्ते
वचनेतत्रसभ्याःप्रोचुःपरस्परम् ॥ सभ्याऊचुः॥अजीगर्तस्यपुत्रोऽयंकस्याऽन्यस्यभवेदसौ ॥२३॥ अंगादंगात्समुद्भूतःपालितस्तेनभक्तितः ॥
अन्यस्यकस्यपुत्रोऽसौप्रभवेदितिनिश्चयः ॥ २४ ॥

द्वेग और स्वस्थ हुआ ॥१९॥तदनन्तर राजा हरिश्चन्द्रके विनयसहित वह यज्ञ सम्पूर्ण होनेपर फिर शुनःशेपने हाथ जोडकर सभासदोंसे कहा॥ २०॥हे सभ्यगण !
आप सम्पूर्णही सत्यवादी विशेषकर धर्मका यथार्थ मम जानते हैं, इसकारण वेदशास्त्रानुसार धर्मका निश्चय वर्णन कीजिये॥ २१॥ हे सर्वज्ञगण ! इस समय मैं किसका
पुत्र हूं? मेरे पूज्यतम अग्रगण्य पिता कौन हैं, सो आप बतादीजिये. आपके वचनानुसारही उनका आश्रय ग्रहण करूंगा॥ २२॥शुनःशेपके यह वचन कहनेपर फिर सभा
सद्लोग परस्पर कहने लगे कि, यह बालक अजीगर्तका पुत्र है अब अन्य किसका पुत्र होगा? ॥२३॥उस अजीगर्त्तकेही अङ्गप्रत्यङ्गसे यह बालक उत्पन्न हुआ है

उसी ब्राह्मणने इसको अपनी शक्तिके अनुसार उसका प्रतिपालन किया है अतएव यह बालक उसकाही पुत्र होगा. यही स्थिर सिद्धान्त है॥ २४ ॥यह बात सुनकर वामदेवने उन सभासदोसे कहा इसके पिताने धनके लोभसे इसको बेचडाला है ॥ २५ ॥ राजाने द्रव्य देकर इसको मोललिया है अतएव यह बालक इस समय राजाकाही पुत्र होगा. अथवा यह बालक वरुणदेवका पुत्र है क्योंकि उन्होंने इसको बन्धनसे छुडाया है॥ २६ ॥कारण कि, जो मनुष्य अन्न देकर प्रतिपालन करता है वा जो भयसे रक्षा करता है अथवा जो धन देकर रक्षा करता है जो विद्या देता है और जो जन्म देता है यह पांच मनुष्यही पितृपदवाच्य है॥ २७ ॥हे महाराज ! तिस समय कोई अजीगर्तका कोई राजाका अथवा कोई वरुणदेवका पुत्र कहकर वादानुवाद करनेलगे किन्तु कोई इसका निर्णय न करसके॥ २८ ॥इस प्रकार सन्देह उपस्थित होनेपर फिर सर्वजनोके समादृत सर्वज्ञानयुक्त वसिष्ठदेव उन विवाद करते हुए सभासदोंसे कहनेलगे॥ २९ ॥हे महाभागगणो!इस विषयमें श्रुतिसम्मत निर्णय कहता हूं श्रवण करो

तच्छ्रुत्वावामदेवस्तुतानुवाचसभासदः ॥ विक्रीतस्तेनतातेनद्रव्यलोभात्सुतःकिल ॥२५॥ पुत्रोऽयंधनदातुश्चराज्ञस्तत्रनसंशयः॥अथवावरुणस्यैषपाशान्मुक्तोऽस्त्यनेनवै ॥२६ ॥ अन्नदाताभयत्रातातथाविद्याप्रदश्चयः ॥ तथावित्तप्रदश्चैवपंचैतेपितरःस्मृताः ॥ २७ ॥ तदाकेचित्पितुःप्राहुःकेचिद्राज्ञस्तथाऽपरे॥वरुणस्येतिसंवादेनिर्णयंनययुश्चते ॥२८॥ इत्थंसंदेहमापन्नेवसिष्ठोवाक्यमब्रवीत् ॥ सभ्यान्विवदतस्तत्रसर्वज्ञःसर्वपूजितः ॥ २९ ॥ शृणुध्वंभोमहाभागानिर्णयंश्रुतिसंमतम् ॥ निःस्नेहेनयदापित्राविक्रीतोऽयंसुतःशिशुः ॥३०॥ संबंधस्तुगतस्तस्यतदैवधनसंग्रहात् ॥ हरिश्चंद्रस्यसंजातःपुत्रोऽसौक्रीतएवच ॥३१॥ यूपेबद्धोयदाराज्ञातदातस्यनवैसुतः॥वरुणस्तुस्तुतोऽनेनतेनतुष्टेनमोचितः ॥ ३२ ॥ तस्मान्नाऽयंमहाभागाह्यसौपुत्रःप्रचेतसः ॥ योयंस्तौतिमहामंत्रैःसोऽपितुष्टोददातिच ॥ ३३ ॥ धनंप्राणान्पशून्राज्यंतथामोक्षंकिलेप्सितम् ॥ कौशिकस्यसुतश्चाऽयगारिष्टेयेनरक्षितः ॥ ३४ ॥

पिताने पुत्रस्नेह त्यागकर जब बालकपुत्रको बेंचदिया ॥ ३० ॥ तब उसका संबन्धभी दूर होगया अनन्तर यह बालक राजा हरिश्चन्द्रका क्रीत पुत्र हुआ था इसमें सन्देह नहीं ॥ ३१ ॥किन्तु जब राजाने इसको यूपमें बांधा तब यह राजाका पुत्र नहीं होसक्ता.परन्तु जब इस बालकने वरुणदेवकी स्तुति की तब उन्होंने उससे सन्तुष्ट होकर इसको छुडादिया ॥ ३२ ॥इस कारण यह बालक वरुणदेवका भी पुत्र नहीं होसक्ता क्योंकि जो मनुष्य महामंत्रसे जिस देवताकी स्तुति करता है वह देव उसके प्रति सन्तुष्ट होकरही उसको ॥ ३३ ॥धन प्राण पशु राज्य और मुक्ति प्रदान करता है परन्तु अत्यन्त संकटके समय वरुणदेवका महावीर्य मंत्र देकर कुशिकनन्दन विश्वामित्रने इस बालककी रक्षा की है इसलिये यह बालक उनकाही पुत्र होगा इसमें सन्देह नहीं है ब्यासजीने कहा है, राजन् ! वसिष्ठके यह वचन सुनकर

उसकाही प्रण करो॥ ५६ ॥तुमने उस अदाता महाबल राजा हरिश्चन्द्रकी अत्यन्त स्तुति की है किन्तु यदि मैं उसको शीघ्रही मिथ्यावादी न करूं तो मेरा आजन्म सञ्चित सम्पूर्ण पुण्य नष्ट हो किन्तु उसके अन्यथा होनेसे तुम्हारा समस्तपुण्य नष्टहोगा मैंने आज यही प्रण किया है॥ ५७ ॥ ५८ ॥तब वह परमक्रोधयुक्त दोनों मुनि परस्पर विवाद करते हुए इसप्रकार प्रणकर स्वर्गलोकसे अपने अपने घरको चलेगये॥ ५९॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तदशोऽध्यायः॥ १७॥

व्यासजीने कहा हे महाराज!एकसमय राजा हरिश्चन्द्रने मृगयाके लिये वनमें जाय इधर उधर भ्रमण करते करते देखा कि, एक चारुलोचन परमसुन्दरी रमणी रोदन करती हैं ॥ १ ॥ राजाने इसको देखकर करुणाके वशीभूत हो पूँछा हे वरानने ! तुम अकेली इस वनमें क्यों रोदन करती हो ॥ २॥ हे विशालाक्षी ! तुमको क्या किसीने क्लेश दिया है?तुम्हारे दुःखका क्या कारण है सो तुम मुझसे शीघ्र कहो तुम इस जनशून्य भयंकर वनमें क्यों आई हो तुम्हारे स्वामी और पिताका क्या

अहंचेत्तंनृपंसद्योनकरोम्यतिसंस्तुतम्॥असत्यवादिनंकाममदातारंमहाबलम् ॥५७॥ आजन्मसंचितंसर्वंपुण्यंममविनश्यतु॥अन्यथात्वत्कृतं सर्वंपुण्यंत्वितिपणावहे ॥ ५८ ॥ग्लहंकृत्वाततस्तौतुविवदंतौमुनीतदा ॥ स्वाश्रमंस्वर्गलोकाच्चगतौपरमकोपनौ ॥ ५९ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेसप्तदशोऽध्यायः ॥१७॥ व्यासउवाच ॥ कदाचित्तुहरिश्चंद्रोमृगयार्थंवनंययौ ॥ अपश्यद्रुदतींबालांसुंदरींचारुलोचनाम् ॥ १ ॥ तामपृच्छन्महाराजःकामिनींकरुणापरः ॥ पद्मपत्रविशालाक्षिकिंरोदिषिवरानने ॥२॥ केनाऽसिपीडिताऽत्यर्थंकिंतेदुःखंवदाऽऽशुभे ॥ काचत्वंविजनेघोरेकस्तेभर्तापिताऽथवा॥ ३ ॥ नबाधतेचराज्येमेराक्षसोऽपिपरांगनाम् ॥ तंहन्मितरसाकान्तेयस्त्वांसुंदरिबाधते॥४॥ ब्रूहिदुःखंवरारोहेस्वस्थाभवकृशोदरि ॥ विषयेममपापात्मानतिष्ठतिसुमध्यमे ॥५॥ इतितस्यवचःश्रुत्वानारीतमब्रवीन्नृपम् ॥ प्रमृज्याऽऽश्रूणिवदनाद्धरिश्चंद्रंनृपोत्तमम् ॥ ६ ॥ नार्युवाच ॥ राजन्मांबाधतेऽत्यर्थंविश्वामित्रोमहामुनिः ॥ तपःकरोतियद्घोरंमदर्थंकौशिकोवने ॥ ७ ॥

नाम है ?॥ ३ ॥हे सुन्दरी ! मेरे राज्यमें कभी कोई राक्षस पराई स्त्रीको क्लेश देनेमे समर्थ नहीं होता अतएव हे वरारोहे ! तुमको कौन कष्ट देता है मैं उसको अभी मारूंगा ॥ ४ ॥हे कृशोदरि ! तुम सावधान हो अब रोदन मत करो, तुम्हारे दुःखका क्या विषय है सो मुझसे कहो. हे सुमध्यमे ! तुम निश्चय जानो कि, मेरे राज्यमे कोई पापिष्ठ मनुष्य नहीं रहता ॥ ५ ॥ नरपतिश्रेष्ठ हरिश्चन्द्रके इस प्रकार वचन सुन वह सर्वाङ्गसुन्दरी स्त्री दोनों हाथोंसे आँसू पोछती हुई उनसे कहनेलगी ॥ ६ ॥ नारी बोली हे राजेन्द्र ! मैं सिद्धिरूपिणी हूं मुझको प्राप्त करनेके लिये महर्षि विश्वामित्र घोर तपस्या करते है अतएव उन्हीं कौशिकसे मुझको यह क्लेश उपस्थित हुआ है ॥ ७ ॥

अथवा दानव हो इससमय बाणोंसे उसका संहार करूंगा ॥ २८॥ मालियोने कहा हे महाराज ! वह शूकर देव दानव यक्ष अथवा किन्नर नहीं है एक महाकाय शूकरने वनमें आकर प्रवेश किया है ॥ २९ ॥ अत्यन्त वेगवान् वह शूकर दाँतोंसे सम्पूर्ण शोभायमान पुष्प वृक्षोंको जडसहित उखाडता है अधिक क्या कहै वह सब वनको छिन्नभिन्न करे डालता है॥ ३०॥हे महाराज हमने उसके बाण लाठी और पत्थरोंसे बहुत प्रहार किया तथापि वह किसीसे न डरा बरन् वह हमको विनाश करनेके लिये दौडा ॥ ३१ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! उनको इसप्रकार वचन सुन राजा अत्यन्त क्रोधित हुए और शीघ्र घोडेपर चढ उपवनकी ओर गये ॥ ३२ ॥ वह जिस समय उस उपवनको चले उस समय सादी सवार निषादी हाथीपर चढनेवाले रथी और पैदल सम्पूर्ण सेना उनके पीछे पीछे चली

मालाकाराऊचुः॥ नदेवोनचदैत्योऽस्तिनयक्षोनचकिन्नरः ॥ कश्चित्कोलोमहाकायोराजंस्तिष्ठतिकानने ॥ २९ ॥ पुष्पवृक्षानतिमृदून्दंतेनोन्मूलयत्यसौ ॥ विदीर्णतद्वनंसर्वंसूकरेणाऽतिरंहसा ॥ ३० ॥ विशिखैस्ताडितोऽस्माभिर्दृषद्भिर्लकुटैस्तथा ॥ नबिभेतिमहाराजहंतुमस्मानुपाद्रवत् ॥३१ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्याकर्ण्यवचस्तेषांराजाकोपसमाकुलः ॥ अश्वमारुह्यतरसाजगामोपवनंप्रति ॥ ३२ ॥ सैन्येनमहतायुक्तोगजाश्वरथसंयुतः ॥ पदातिवृंदसहितःप्रययौवनमुत्तमम् ॥३३॥ तत्राऽपश्यन्महाकोलंघुर्घुरंतंभयानकम्॥ वनंभग्नंचसंवीक्ष्यराजाक्रोधयुतोऽभवत् ॥ ३४ ॥ चापेबाणंसमारोप्यविकृष्यचशरासनम् ॥ तंहंतुसूकरंपापंतरसासमुपाक्रमत् ॥३५ ॥ समालोक्यचराजानंचापहस्तंरुषाकुलम् ॥ संमुखोऽभ्यद्रवत्तूर्णंकुर्वञ्छब्दंसुदारुणम् ॥ ३६ ॥ तमायांतंसमालोक्यवराहंविकृताननम्॥मुमोचविशिखंतस्मिन्हंतुकामोमहीपतिः ॥३७॥ वंचयित्वाऽथतद्बाणंसूकरस्तरसाबलात् ॥ निर्जगाममहावेगात्तमुल्लंघ्यनृपंतदा ॥ ३८ ॥ गच्छंतंतंसमालोक्यराजाकोपसमन्वितः ॥ मुमोचविशिखांस्तीक्ष्णांश्चापमाकृष्ययत्नतः ॥ ३९ ॥

॥ ३३ ॥ राजाने वहाँ जायकर घुर्घुराते हुए भयंकर विशालकाय उस शूकरको देखा और वनकी भग्नावस्था देखकर अत्यन्त क्रोधयुक्त हुए॥ ३४ ॥तब उन्होंने शरासन खैंच बाण चढाय उस शूकरको मारनेके लिये आक्रमण किया ॥ ३५॥ वह शूकर राजाको धनुषबाण धारणपूर्वक अत्यन्त क्रोधसे भरे हुए आता देखकर घोर शब्द करते करते शीघ्र राजाकी ओर चला॥ ३६ ॥उस भीमकाय शूकरको मुँह फैलाये आता हुआ देखकर राजा उसके मारनेकी इच्छासे उसके ऊपर शरवर्षण करने लगे॥ ३७॥तब वह शूकर शीघ्र उन सम्पूर्ण बाणोंको विफलकर तत्काल अत्यन्त वेगसहित बलपूर्वक राजाको उलांघता हुआ निकला॥ ३८ ॥उसकेचलेजानेपर

राजा क्रोधके वशीभूत हो अत्यन्त यत्नसहित धनुष खैंचकर बाण छोडने लगे ॥३९॥ तिस काल वह शूकर राजाको कभी दिखाई देता और कभी छिपजाता था और अनेक प्रकारका शब्द करता हुआ भागा ॥ ४० ॥ राजा हरिश्चन्द्रभी अत्यन्त क्रोधित हो शरासन खैंच वायुके समान वेगशाली घोडेपर चढ उसके पीछे दौडे ॥ ४१ ॥ तब सम्पूर्ण सैन्यने इधर उधर वनमे प्रवेश किया राजा अकेलेही उस भागते हुए शूकरके पीछे पीछे दौडे ॥ ४२ ॥ मध्याह्न काल उपस्थित होनेपर राजा एक विजनवनमें पहुँचे तिससमय उनका वाहन थक गया था और वहभी भूँख प्याससे कातर होगये थे॥ ४३॥शूकरके छिपजानेपर राजा घोर निविड वनमे मार्ग भूल दीनभावसे चिन्ता करने लगे ॥४४॥ उन्होंने मनमें विचारा कि, मै क्या करूं और कहां जाऊं इस घोर वनमे मेरा कोई सहायक

क्षणंदृष्टिपथंराज्ञःक्षणंचाऽदर्शनंगतः ॥ कुर्वन्बहुविधारावंसूकरःसमुपाद्रवत् ॥ ४० ॥ हरिश्चंद्रोऽतिकुपितोमृगस्याऽनुजगामह ॥ अश्वेनवायुवेगेनविकृष्यचशरासनम् ॥ ४१ ॥ इतस्ततस्ततःसैन्यमगमच्चवनांतरम् ॥ एकाकीनृपतिःकोलंव्रजंतंसमुपाद्रवत् ॥ ४२ ॥ मध्याह्नसमयेराजासंप्राप्तोविजनेवने ॥ तृषितःक्षुधितोत्यर्थंबभूवश्रांतवाहनः ॥ ४३ ॥ सूकरोऽदर्शनंप्राप्तोराजाचिंतातुरोऽभवत् ॥ मार्गभ्रष्टोऽतिविपिने दारुणेदीनवत्स्थितः ॥ ४४ ॥ किंकरोमिक्वगच्छामिनसहायोऽस्तिमेवने ॥ अज्ञातस्वपथःकुत्रव्रजामीतिव्यचिंतयत् ॥ ४५ ॥ एवंचिंतयतस्तत्रविपिनेजनवर्जिते ॥ राजाचिंतातुरोपश्यन्नदींसुविमलोदकाम् ॥ ४६ ॥ वीक्ष्यतांमुदितोराजापाययित्वातुरंगमम् ॥ अश्वादुत्तीर्यविमलंपपौपानीयमुत्तमम् ॥ ४७ ॥ जलंपीत्वानृपस्तत्रसुखमापमहीपतिः ॥ इयेषनगरंगंतुंदिग्भ्रमेणाऽतिमोहितः ॥ ४८ ॥ विश्वामित्रस्तुसंप्राप्तोवृद्धब्राह्मणरूपधृक् ॥ ननामवीक्ष्यराजातंप्रीतिपूर्वंद्विजोत्तमम् ॥ ४९ ॥ तमुवाचगाधिराजःप्रणमंतंनृपोत्तमम् ॥ स्वस्तितेऽस्तुमहाराजकिमर्थमिह चाऽऽगतः ॥५०॥ एकाकीविजनेराजन्किंचिकीर्षितमत्रते ॥ ब्रूहिसर्वंस्थिरोभूत्वाकारणंनृपसत्तम ॥ ५१ ॥

नहीं है विशेषकर जानेका मार्ग नहीं जानता इस समय कहां जाऊं॥४५॥इसप्रकार चिन्ता करते करते राजाने उस जनशून्य वनमें सहसा एक स्वच्छ जलवाली नदी देखी ॥ ४६ ॥ उस नदीको देखकर राजा प्रसन्न हुए और फिर घोडेसे उतर स्वयं निर्मल जलपानकर घोडेको भी जल पिलाया ॥ ४७ ॥ वह नरपालक जलपान कर स्वस्थ हुए और तिसकाल दिग्भ्रमसे अत्यन्त मोहित होनेपर भी नगरके जानेकी इच्छा की॥ ४८॥इसी समय विश्वामित्र वृद्ध ब्राह्मणका रूप धारण पूर्वक वहाँ आकर उपस्थित हुए राजाने उन द्विजवरको देखकर भक्तिसहित प्रणाम किया ॥ ४९ ॥ विप्रवेषधारी विश्वामित्रने उन प्रणाम करते हुए राजा हरिश्चन्द्रसे कहा हे महाराज ! आपका मंगल हो आप किसलिये इस स्थानमे आए हैं ॥ ५० ॥ हे महाराज ! इस विजनवनमें आपका क्या प्रयोजन है ?

आप सावधान होकर मुझसे सम्पूर्ण वृत्तान्त कहिये ॥ ५१ ॥ राजाने कहा हे द्विजवर ! एक विशालकाय महाबलवान् शूकरने मेरे पुष्पकवनमें प्रवेशकर कोमल सम्पूर्ण पुष्पपादपोंको एकवारही तोड डाला है ॥ ५२ ॥ मैं उसी दुष्टशूकरको निवारण करनेके लिये धनुष धारणकर सेनासहित नगरसे निकला था ॥ ५३ ॥ वह वेगवान् पापिष्ठ मायावी शूकर मेरी दृष्टिसे छिपकर कहीं चलागया है मैं उसके पीछे पीछे दौडताहुआ इस स्थानमें आया हूं इससमय मेरी सेना कहां चली गई है यह मैं नहीं जानता ॥ ५४ ॥ हे मुनिवर ! मैं सैन्यहीन क्षुधित और तृषित होकर इस स्थानमें आया हूं मैं नगरका मार्ग नहीं जानता और सैनिक लोग किस मार्गको गये है यहभी मैं नहीं जानता ॥ ५५ ॥ हे विभो ! मेरे भाग्यसेही आप इस विजनवनमें उपस्थित हुए है इस समय मैं नगरको जाऊंगा आप मार्ग बताइये ॥ ५६ ॥ मैं अयोध्याका अधिपति हरिश्चन्द्र हूं मैंने राजसूय यज्ञ किया है अतएव मुझसे जो जिसकी प्रार्थना करता है मैं उसको वही देता हूं यह सब जानते है ॥ ५७ ॥

राजोवाच ॥ सूकरोऽतिमहाकायोबलवान्पुष्पकाननम् ॥ समुपेत्यममर्दाऽऽशुकोमलान्पुष्पपादपान् ॥ ५२ ॥ तंनिवारयितुंदुष्टंकरेकृत्वा चकार्मुकम् ॥ ससैन्योऽहंस्वनगरान्निर्गतोमुनिसत्तम ॥ ५३ ॥ गतोऽसौदृक्पथात्पापोमायावीक्वापिवेगवान् ॥ पृष्ठतोऽहमपिप्राप्तःसैन्यंक्वापि गतंमम ॥ ५४ ॥ क्षुधितस्तृषितश्चाऽहंसैन्यभ्रष्टस्त्विहाऽऽगतः ॥ नजानेपुरमार्गंचतथासैन्यगतिंमुने ॥ ५५ ॥ पंथानंदर्शयविभोव्रजामिनग रंप्रति ॥ ममाऽत्रभाग्ययोगेनप्राप्तस्त्वंविजनेवने ॥ ५६ ॥ अयोध्याधिपतिश्चाऽहंहरिश्चंद्रोऽतिविश्रुतः ॥ राजसूयस्यकर्ताचवांछितार्थप्रदः सदा ॥ ५७ ॥ धनेच्छायदितेब्रह्मन्यज्ञार्थंद्विजसत्तम ॥ आगंतव्यमयोध्यायांदास्यामिविपुलंधनम् ॥ ५८ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणे सप्तमस्कन्धेऽष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाभूपतेःकौशिकोमुनिः ॥ प्रहस्यप्रत्युवाचेदंहरिश्चंद्रंतदानृपः ॥ १ ॥ राजंस्तीर्थमिदंपुण्यंपावनंपापनाशनम् ॥ स्नानंकुरुमहाभागपितॄणांतर्पणंतथा ॥ २ ॥ कालःशुभतमोऽस्तीहतीर्थेस्नात्वाविशांपते ॥ दानंदद स्वशक्त्याऽत्रपुण्यतीर्थेऽतिपावने ॥ ३ ॥ प्राप्यतीर्थंमहापुण्यमस्नात्वायस्तुगच्छति ॥ सभवेदात्महाभूयइतिस्वायंभुवोऽब्रवीत् ॥ ४ ॥

हे द्विजवर ! आपकी यज्ञके लिये यदि धनकी इच्छा हो तो मेरे संग अयोध्याको चलिये फिर मैं आपको बहुत धन दूंगा ॥ ५८ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायामष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ व्यासजीने कहा हे नरनाथ ! महर्षि कौशिकने नरपति हरिश्चन्द्रके इसप्रकार वचन सुन फिर हँसकर उनसे कहा ॥ १ ॥ हे राजन् ! यह तीर्थ अत्यन्त पवित्र है इसमें स्नान करनेसे सम्पूर्ण पाप नष्ट होकर पुण्य उदय होता है अतएव हे महाभाग ! आप इसमें स्नानकर पितृगणोंका तर्पण कीजिये ॥ २ ॥ हे नरनाथ ! इससमय अत्यन्त पुण्यकाल उपस्थित है अतएव आप इस पवित्र पुण्यतीर्थमें स्नानकर अपनी शक्तिके अनुसार दान कीजिये ॥ ३ ॥ स्वायंभुवमनुने कहा है जो पुरुष महापुण्यदा

यक तीर्थमे उपस्थित होकर स्नानदानादि विना किये जाता है वह मनुष्य आत्माको वञ्चना करता है सुतरां वह आत्मघाती होता है इसमें सन्देह नहीं॥ ४॥ अतएव हे राजन्! आप अपनी शक्तिके अनुसार इस अत्युत्तम तीर्थमें पुण्यकार्य सम्पादन कीजिये इसके उपरान्त मै आपको मार्ग बताऊंगा तभी आप अयोध्याको जायँगे ॥५॥ हे काकुत्स्थ ! फिर आपके दानसे परितुष्ट होकर मै आपको मार्ग बतानेके लिये आपके संग चलूंगा यह स्थिर किया हैं॥६॥राजाने महर्षिके यह छलयुक्त वचन सुनकर अपने देहसे संपूर्ण वस्त्र उतारे और वृक्षमें घोडेको बांध विधिपूर्वक स्नान करनेके लिये नदीकी ओर चले ॥७॥हे राजन् ! अवश्यम्भावि दैवयोगसे मुनिके वचनोंसे इतने मोहित होगये थे कि,तिससमय उनक एकवारही वशीभूत होगये॥८॥फलतः उन्होंने यथाविधि स्नानकार्य समापनपूर्वक देव और पितरोंका

तस्मात्तीर्थवरेराजन्कुरुपुण्यंस्वशक्तितः ॥ दर्शयिष्यामिमार्गंतेगतासिनगरंततः ॥५॥ आगमिष्याम्यहंमार्गदर्शनार्थंतवाऽनघ ॥ त्वयासहाऽ
द्यकाकुत्स्थतवदानेनतोषितः ॥ ६ ॥ तच्छ्रुत्वावचनंराजामुनेःकपटमंडितम् ॥ वासांस्युत्तार्यविधिवत्स्नातुमभ्याययौनदीम् ॥ ७ ॥ बंधयि
त्वाहयंवृक्षेमुनिवाक्येनमोहितः ॥ अवश्यंभावियोगेनतद्वशस्तुतदाऽभवत् ॥ ८ ॥ राजास्नानविधिंकृत्वासंतर्प्यपितृदेवताः ॥ विश्वामित्रमुवा
चेदंस्वामिन्दानंददामिते॥ ९॥ यदिच्छसिमहाभागतत्तेदास्यामिसांप्रतम् ॥ गावोभूमिंहिरण्यंचगजाश्वरथवाहनम् ॥ १० ॥ नाऽदेयंमेकिम
प्यस्तिकृतमेतद्व्रतंपुरा ॥ राजसूयेमखश्रेष्ठेमुनीनांसन्निधावपि ॥ ११ ॥ तस्मात्त्वमिहसंप्राप्तस्तीर्थेऽस्मिन्प्रवरेमुने ॥ यत्तेऽस्तिवांछितंब्रूहिद
दामितववांछितम् ॥ १२ ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ मयापूर्वंस्मृताराजन्कीर्तिस्तेविपुलाभुवि ॥ वसिष्ठेनचसंप्रोक्तादातानास्तिमहीतले ॥ १३ ॥
हरिश्चंद्रोनृपश्रेष्ठःसूर्यवंशमहीपतिः ॥ तादृशोनृपतिर्दातानभूतोनभविष्यति ॥ १४ ॥

तर्पणकर विश्वामित्रसे कहा हे स्वामिन् ! मैं आपको दान करता हूं॥९॥हे महाभाग ! गो भूमि स्वर्ण हाथी घोडे रथ अथवा वाहन इत्यादि आप जिस किसीकी इच्छा करैं मै इस समय वही आपको दूंगा ॥१०॥जिसको मै न देसकूं ऐसी कोई वस्तु नहीं है पहले जब मैंने श्रेष्ठ राजसूय यज्ञका अनुष्ठान किया था तिससमय मुनियोंके सामने यह व्रत अवलम्बन किया है॥११॥अतएव हे मुनिवर!आपभी इस प्रधान तीर्थमें उपस्थित हुए है इससमय जो आपका अभिलषित है वहकहिये मैं आपको वाञ्छित वस्तु प्रदान करता हूं ॥ १२॥ विश्वामित्रने कहा हे राजन् ! आपकी कीर्ति पृथ्वीतलमें अत्यन्त फैलीहुई है विशेषकर आपकी समान दाता पृथ्वीमे दूसरा कोई नहीं है मैने पूर्वमे सुना है वसिष्ठमुनिने कहा है कि॥१३॥ त्रिशंकुके पुत्र सूर्यवंशीय महीपति हरिश्चन्द्रही इस पृथ्वीतलमें राजाओके अग्रगण्य

अद्वितीय और उदारस्वभाव है उनकी समान दाता नरपति पृथ्वीमें दूसरा कोई नहीं हुआ और होगाभी नहीं. अतएव हे पार्थिव ! मेरे पुत्रका विवाह उपस्थित है इसलिये अब आपसे प्रार्थना करता हूं ॥१४॥१५ ॥ आप उस पुत्रविवाहके लिये धन दीजिये. राजाने कहा हे विप्रवर ! आप विवाहकार्य कीजिये मैं आपका प्रार्थित दान दूंगा ॥ १६ ॥ अधिक क्या आप जिस धनकी इच्छा करें मैं वही आपको यथेष्ट प्रदान करूंगा इसमें कुछ सन्देह नहीं है. व्यासजीने कहा हे महाराज ! कौशिकमुनि उनके इसप्रकार वचन सुनतेही उनको छलनेके लिये तत्पर हुए ॥ १७ ॥ और गान्धर्वी माया प्रगटकर एक सुन्दराकृति कुमार और दशवर्षीय एक कन्या उत्पन्न की ॥ १८ ॥ और भूपालको उन्हें दिखाकर कहा हे नृपसत्तम ! अब इनका विवाहकार्य संपादन करना होगा.हे महाराज ! गृहस्थका

पृथिव्यापरमोदारस्त्रिशंकुतनयोयथा ॥ अतस्त्वांप्रार्थयाम्यद्यविवाहोमेऽस्तिपार्थिव ॥१५॥पुत्रस्यचमहाभागतदर्थंदेहिमेधनम् ॥ राजोवाच॥ विवाहंकुरुविप्रेन्द्रददामिप्रार्थितंतव ॥ १६ ॥ यदिच्छसिधनंकामंदातातस्यास्मिनिश्चितम् ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तःकौशिकस्तेनवंचनात्परोमुनिः ॥ १७ ॥ उद्भाव्यमायांगांधर्वींपार्थिवायाऽप्यदर्शयत् ॥ कुमारःसुकुमारश्चकन्याचदशवार्षिकी ॥ १८ ॥ एतयोःकार्यमप्यद्यकर्तव्यंनृपसत्तम ॥ राजसूयाधिकंपुण्यंगृहस्थस्याविवाहतः ॥ १९ ॥ भविष्यतितवाऽद्यैवविप्रपुत्रविवाहतः ॥ तच्छ्रुत्वावचनंराजामाययातस्यमोहितः ॥ २० ॥ तथेतिचप्रतिज्ञायनोवाचाऽल्पंवचस्तथा ॥ तेनदर्शितमार्गोऽसौनगरंप्रतिजग्मिवान् ॥ २१ ॥ विश्वाऽमित्रोऽपिराजानंवंचयित्वाऽऽश्रमंययौ ॥ कृतोद्वाहविधिस्तावद्विश्वामित्रोब्रवीन्नृपम् ॥ २२ ॥ वेदीमध्येनृपाऽद्यत्वंदेहिदानंयथेप्सितम्॥राजोवाच ॥ किंतेऽभीष्टंद्विजब्रूहिददामिवांछितंकिल ॥ २३ ॥

विवाह करनेपर राजसूययज्ञसे अधिक फल प्राप्त होता है ॥१९ ॥ अतएव ब्राह्मणके पुत्रका विवाह करनेसे अभी आपको वह फल होगा.राजा उनकी मायासे मोहित हुएथे इसकारण यह वचन सुनतेही ॥ २० ॥ यही होगा ऐसा कहकर प्रतिज्ञा की परन्तु उसके विरुद्धमें सामान्यमात्र भी वचन न कहे अनन्तर विश्वामित्रके मार्ग दिखलानेपर राजा नगरकी ओर चले ॥ २१॥ विश्वामित्रने भी राजाको छलकर अपने आश्रमको प्रस्थान किया इसके उपरान्त नरपति अग्निशालामें उपस्थित हुए इसी समय विश्वामित्र उनके समीप उपस्थित हो कहनेलगे हे राजन् ! विवाह विधिनिष्पन्न हुई है ॥ २२ ॥ अतएव आप अब इस वेदीमें मेरा

जो अभिलषित है वह दीजिये. राजाने कहा हे द्विजवर ! आपका वांछित क्या है सो कहिये॥ २३॥ अब मै यशका अभिलाषी हूं इसकारण संसारमे मुझे जो अदेय है आप यदि उसकी भी प्रार्थना करै तो भी मै आपको दूंगा; इसमे सन्देह नहीं. जो मनुष्य विभवका अधिकारी होकर भी ॥ २४ ॥ परलोकका सुखकर पवित्र यश उपार्जन नहीं करता उसका जीवन निष्फल है इसमें सन्देह नहीं. विश्वामित्रने कहा हे महाराज ! आप इस पवित्र वेदीमे छत्र चामरादियुक्त और हाथी घोडे रथ एवं पदातिसहित रत्नपरिपूर्ण राज्य इस वरको दीजिय. व्यासजीने कहा हे राजन् ! महाराज हरिश्चन्द्र उनकी मायासे मोहित होगये थे इसकारण मुनिके वचन सुनते ही ॥ २५ ॥ २६ ॥ विना विचारे अपनी इच्छानुसार उनसे कहा हे मुनिवर ! आपकी प्रार्थनासे मैं यह विशाल राज्य प्रदान करता हूं तब अत्यन्त निष्ठुर विश्वामित्रने उनसे कहा हे राजेन्द्र ! मैने भी ग्रहण किया ॥ २७ ॥ किन्तु हे महामते ! आप इससमय दानके उपयुक्त दक्षिणा प्रदान कीजिये. मनुने

अदेयमपिसंसारेयशःकामोऽस्मिसांप्रतम् ॥ व्यर्थंहिजीवितंतस्यविभवंप्राप्ययेनवै ॥२४॥ नोपार्जितंयशःशुद्धंपरलोकसुखप्रदम्॥विश्वामित्र उवाच॥राज्यंदेहिमहाराजवरायसपरिच्छदम्॥२५॥गजाश्वरथरत्नाढ्यंवेदीमध्येऽतिपावने॥व्यासउवाच॥मोहितोमाययातस्यश्रुत्वावाक्यंमुने र्नृपः॥२६॥दत्तमित्युक्तवान्राज्यमविचार्ययदृच्छया॥गृहीतमितितंप्राहविश्वामित्रोऽतिनिष्ठुरः॥२७॥ दक्षिणांदेहिराजेंद्रदानयोग्यांमहामते ॥ दक्षिणारहितंदानंनिष्फलंमनुरब्रवीत् ॥२८॥ तस्माद्दानफलायत्वंयथोक्तांदेहिदक्षिणाम् ॥ इत्युक्तस्तुतदाराजातमुवाचाऽतिविस्मितः ॥२९॥ ब्रूहिकिंयद्धनंतुभ्यंदेयंस्वामिन्मयाधुना ॥ दक्षिणानिष्क्रयंसाधोवदयावत्प्रमाणकम्॥३०॥दानपूर्त्यैप्रदास्यामिस्वस्थोभवतपोधन॥विश्वामि त्रस्तुतच्छ्रुत्वातमाहमेदिनीपतिम् ॥ ३१ ॥ हेमभारद्वयंसार्धंदक्षिणांदेहिसांप्रतम् ॥ दास्यामीतिप्रतिश्रुत्यतस्मैराजातिविस्मितः ॥ ३२ ॥

कहा है कि, विनादक्षिणाके दान निष्फल होता है ॥ २८ ॥ अतएव आप दानका फल प्राप्त करनेकेलिये यथाविहित दक्षिणा दीजिये. राजा उनके इसप्रकार वचन सुनतेही अत्यन्त विस्मित हो कहने लगे ॥ २९ ॥ हे प्रभो ! अब आपको क्या धनदेना होगा सो आप कहिये, हे साधो ! जितना दक्षिणाका मूल्य देना होगा सो आप कहिये ॥ ३० ॥ हे तपोधन ! आप व्याकुल न हूजिये मै दान पूर्ण करनेकेलिये वह आपको दूंगा इसमें सन्देह नहीं. विश्वामित्र यह सुन कर महीपतिसे कहनेलगे ॥ ३१ ॥ सम्प्रति ढाईभार सुवर्णदक्षिणास्वरूप प्रदान कीजिये. हे महाराज ! तब राजा हरिश्चन्द्रने अत्यन्त विस्मित हो यही दूंगा ऐसा कहकर अंगीकार किया ॥ ३२ ॥

आर चिन्तित चित्तसे घोडेपर चढ शीघ्र जानेकेलिये प्रस्थित हुए इसी समय मार्ग भूलेहुए सैनिकलोग उन्हे ढूँढते ढूँढते उनके समीप आनकर उपस्थित हुए तब वह महीपतिको देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुए और उनको चिन्तातुर देखकर व्यग्रभावसे उनका स्तवकरनेलगे॥ ३३ ॥व्यासजीने कहा हे महाराज ! उनके वचन सुनकर राजा हरिश्चन्द्रने अच्छा वा बुरा कुछ भी न कहा परन्तु अपने कियेहुए कार्यके विषयकी चिन्ता करते करते अन्तःपुरमें प्रवेश किया ॥ ३४ ॥हाय ! मैंने किस दानके करनेको स्वीकार किया इससमय जो कि,सर्वस्वही समर्पणकिया वनमें चोरके समान इन,द्विजवरसे मैं इस विषयमे छलागया ॥३५॥वस्तुसहित सम्पूर्ण राज्य इनको दूंगा ऐसा कहकर प्रतिज्ञा की है, अव उनका दक्षिणास्वरूप,ढाईभार सुवर्णभी देनाहोगा॥ ३६ ॥क्या करूं मेरी बुद्धि नष्ट होगईथी इसलिये मैं मुनिकी कपटता नहीं

तदैवसैनिकास्तस्यवीक्षमाणाःसमागताः॥दृष्ट्वामहीपतिंव्यग्रंतुष्टुवुस्तेमुदान्विताः ॥३३॥ व्यासउवाच॥श्रुत्वातेषांवचोराजानोक्त्वाकिंचिच्छुभाशुभम् ॥चिंतयन्स्वकृतंकर्मययावंतःपुरेततः॥३४॥किंमयास्वीकृतंदानंसर्वस्वंयत्समर्पितम् ॥ वंचितोऽहंद्विजेनाऽत्रवनेपाटच्चरैरिव ॥३५॥ राज्यंसोपस्करंतस्मैमयासर्वंप्रतिश्रुतम् ॥भारद्वयंसुवर्णस्यसार्धंचदक्षिणापुनः ॥३६॥ किंकरोमिमतिर्भ्रष्टानज्ञातंकपटंमुनेः ॥ प्रतारितोऽहंसहसाब्राह्मणेनतपस्विना ॥३७॥ नजानेदैवकार्यंवैहादैवकिंभविष्यति॥इतिचिंतापरोराजागृहंप्राप्तोऽतिविह्वलः ॥३८॥ पतिंचिंतापरंदृष्ट्वाराज्ञीपप्रच्छकारणम् ॥ किंप्रभोविमनाभासिकाचिंताब्रूहिसांप्रतम् ॥ ३९ ॥ वनात्पुत्रःसमायातोराजसूयःकृतःपुरा ॥ कस्माच्छोचसिराजेन्द्रशोकस्यकारणंवद ॥ ४० ॥ नाऽरातिर्विद्यतेकाऽपिबलवान्दुर्बलोऽपिवा ॥ वरुणोऽपिसुसंतुष्टःकृतकृत्योऽसिभूतले॥ ४१ ॥ चिंतयाक्षीयतेदेहोनास्तिचितासमामृतिः ॥ यज्यतांनृपशार्दूलस्वस्थोभवविचक्षण ॥ ४२ ॥

जानसका इससेही इस तपस्वी ब्राह्मणसे धोखा खाया॥ ३७॥दैवका कार्य जानना साध्य नहीं है हा दैव ! इस समय मैं क्या करूं ? अत्यन्त विह्वल हो इसप्रकार चिन्ता करतेकरते राजाने अन्तःपुरके गृहमें प्रवेश किया ॥ ३८ ॥ तव रानी स्वामीको चिन्तामें निमग्न देखकर उनसे चिन्ताका कारण पूछने लगी- हे प्रभो आप क्यों विमन हुए हैं ? सम्प्रति आपकी चिन्ताका क्या विषय है सो आप कहिये॥ ३९॥हे राजेन्द्र ! पुत्र वनसे गृहमें आगया है पूर्वमें राजसूय यज्ञभी किया है अतएव किसकारणसे शोक करते हो ? आप उस शोकका कारण कहिये ॥ ४० ॥ आपका बलवान् वा दुर्वल कोई शत्रु कहीं भी विद्यमान नहीं है केवल वरुणही आपसे कुपित थे वहभी इससमय भलीभाँति सन्तुष्ट हुए है अतएव पृथ्वीतलमें आपका शेषकार्य कुछ नहीं है ॥ ४१॥ हे नृपवर ! चिन्तामें दिन दिन क्षीण

होताहै अतएव चिन्ताके समान मृत्युका कारण दूसरा कुछ नहीं है आप बुद्धिमान् हो इसकारण चिन्ताको त्यागकर सावधान हूजिये॥ ४२॥प्रियतमाके प्रीतिसहित इसप्रकार वचन कहनेपर राजाने उसे सुन शुभाशुभ चिन्ताका कारण उनसे यथाकथञ्चित् कठिनतासे कहा॥४३॥ किन्तु उन महाराजने चिन्तामें निमग्न होकर भोजन न किया और शुभ्र शय्यापर शयन करकेभी निद्रा प्राप्त न करसके ॥ ४४॥ फिर प्रातःकालके समय उठकर चिन्तित चित्तसे जब संध्यादि कार्य संपादन कर रहे थे उसीसमय उस स्थानमें विश्वामित्र आनकर उपस्थित हुए ॥ ४५ ॥ द्वारपालके मुनिकी आगमवार्त्ता निवेदन करनेपर राजाने उनको आनेकी अनुमति प्रदानकी, अनन्तर यह सर्वस्वहारक विश्वामित्र उनके समीप उपस्थित हो वारंवार प्रणाम करतेहुए राजासे कहने लगे ॥ ४६ ॥ मुनि बोले हे राजन् ?

तन्निशम्यप्रियावाक्यंप्रीतिपूर्वंनराधिपः ॥ प्रोवाचकिंचिच्चिंतायाःकारणंचशुभाशुभम् ॥ ४३ ॥भोजनंनचकाराऽसौचिंताविष्टस्तथानृपः ॥ सुप्त्वापिशयनेशुभ्रेलेभेनिद्रांनभूमिपः ॥ ४४ ॥ प्रातरुत्थायचिंतार्तोयावत्संध्यादिकाःक्रियाः ॥ करोतिनृपतिस्तावद्विश्वामित्रःसमागतः ॥ ४५ ॥ क्षत्त्रानिवेदितोराज्ञेमुनिःसर्वस्वहारकः ॥ आगत्योवाचराजानंप्रणमंतंपुनःपुनः ॥ ४६ ॥विश्वामित्रउवाच ॥ राजंस्त्यजस्वराज्यं मेदेहिवाचाप्रतिश्रुतम् ॥ सुवर्णस्पृशराजेंद्रसत्यवाग्भवसांप्रतम् ॥ ४७ ॥ हरिश्चंद्रउवाच ॥ स्वामिन्राज्यंतवेदंमेमयादत्तंकिलाधुना ॥ त्यक्त्वान्यत्रगमिष्यामिमाचिंतांकुरुकौशिक ॥ ४८ ॥ सर्वस्वंममतेब्रह्मन्गृहीतंविधिवद्विभो ॥ सुवर्णदक्षिणांदातुमशक्तोह्यधुनाद्विज ॥ ४९ ॥दानं ददामितेतावद्यावन्मेस्याद्धनागमः ॥ पुनश्चत्कालयोगेनतदादास्यामिदक्षिणाम् ॥ ५० ॥ इत्युक्त्वानृपतिःप्राहपुत्रंभार्यांचमाधवीम् ॥ राज्यमस्मैप्रदत्तंवैमयावेद्यांसुविस्तर ॥ ५१ ॥

आप अपना राज्यपरित्याग कीजिये और मुझको जो सुवर्ण दक्षिणा देनेकी प्रतिज्ञा की है वह देकर इस समय यथार्थ ही सत्यवादी हूजिये ॥ ४७॥ हरिश्चन्द्रने कहा हे प्रभो ! मैने आपको अपना विशाल राज्य प्रदान किया है अतएव मेरा राज्य आपकाही हुआहै इसकारण मै इस राज्यको परित्यागकर अन्य किसी स्थानमें जाता हूं, हे कौशिक ! आप इस विषयमें कुछभी चिन्ता न कीजिये ॥ ४८ ॥ हे ब्रह्मन् ! आपने विधिके अनुसारही मेरा सर्वस्व ग्रहण किया है अतएव मै इससमय दक्षिणा देनेमें अत्यन्त असमर्थ हूं ॥ ४९ ॥ यदि कालवश फिर मुझको धन प्राप्त हो तो तत्काल आपकी दक्षिणा दूंगा ॥ ५० ॥ नरपति हरिश्चन्द्र उनसे यह बात कह शैब्यानाम्नी भार्या और पुत्र रोहितसे कहने लगे मैने अग्निहोत्रशालामें यह विस्तीर्ण राज्य इनको दान किया है ॥ ५१ ॥

हाथी घोडे रथ स्वर्ण और रत्नराशिके सहित सम्पूर्ण प्रदान किया है. अधिक क्या हमारे तीन शरीरोंके अतिरिक्त समस्तही इनको समर्पण किया है ॥ ५२ ॥ यह महर्षिवर सर्वसमृद्धि सम्पन्न इस राज्यको भली भाँति ग्रहण करैं हम अयोध्याको छोड किसी वन अथवा पर्वतकी गुफामें जायँगे ॥ ५३ ॥ अत्यन्त धर्मिष्ठ राजा हरिश्चन्द्र भार्या और पुत्रसे यह बात कह और उन द्विजवरका सन्मान कर आपने वरसे निकले ॥ ५४ ॥ तब भूपतिको जाता हुआ देखकर उनकी भार्या और पुत्र चिन्तासे कातर हो अत्यन्त मलिन मुखसे उनके पीछे पीछे चले ॥ ५५॥ अयोध्यावासी सम्पूर्ण प्राणी उनको देखकर रोने लगे तिसकाल नगरमें केवल घोर हाहाकार ध्वनि होने लगी ॥ ५६ ॥ हा राजन् ! आपने क्या कार्य किया ? कहांसे आपको यह क्लेश

हस्त्यश्वरथसंयुक्तंरत्नहेमसमन्वितम् ॥ त्यक्त्वात्रीणि शरीराणिसर्वंचाऽस्मैसमर्पितम् ॥ ५२ ॥ त्यक्त्वाऽयोध्यांगमिष्यामिकुत्रचिद्वनगह्वरे ॥ गृह्णात्विदंमुनिःसम्यग्राज्यंसर्वसमृद्धिमत् ॥ ५३ ॥ इत्याभाष्यसुतंभार्यांहरिश्चंद्रःस्वमंदिरात् ॥ विनिर्गतःसुधर्मात्मामानयंस्तंद्विजोत्तमम् ॥ ५४ ॥ व्रजंतंभूपतिंवीक्ष्यभार्यापुत्राबुभावपि॥चिंतातुरौसुदीनास्यौजग्मतुःपृष्ठतस्तदा ॥ ५५ ॥ हाहाकारोमहानासीन्नगरेवीक्ष्यतांस्तथा॥ चुक्रुशुःप्राणिनःसर्वेसाकेतपुरवासिनः ॥ ५६ ॥ हाराजन्किंकृतंकर्मकुतःक्लेशःसमागतः ॥ वंचितोऽसिमहाराजविधिनाऽपंडितेनह ॥ ५७ ॥ सर्वेवर्णास्तदादुःखमाप्नुयुस्तंमहीपतिम् ॥ विलोक्यभार्ययासार्धंपुत्रेणचमहात्मना ॥ ५८ ॥ निनिंदुर्ब्राह्मणंतंतुदुराचारंपुरौकसः ॥ धूर्तोऽयमितिभाषंतोदुःखार्ताब्राह्मणादयः ॥ ५९ ॥ निर्गत्यनगरात्तस्माद्विश्वामित्रःक्षितीश्वरम् ॥ गच्छंतंतमुवाचेदंसमेत्यनिष्ठुरंवचः॥ ६० ॥ दक्षिणायाःसुवर्णंमेदत्त्वागच्छनराधिप ॥ नाहंऽदास्यामिवाब्रूहिमयात्यक्तंसुवर्णकम् ॥ ६१ ॥ राज्यंगृहाणवासर्वंलोभश्चेद्धृदिवर्तते ॥ दत्तंचेन्मन्यसेराजन्देहियत्तत्प्रतिश्रुतम् ॥ ६२ ॥

उपस्थित हुआ हे महाराज ! गुणदोष न जाननेवाले विधिने आपको छला है इसमें सन्देह नहीं॥५७॥ब्राह्मण,क्षत्रिय,वैश्य,और शूद्र चारों वर्णही उन महीपतिको भार्या और महानुभाव पुत्रके सहित जाता हुआ देखकर दुःखप्रकाश करने लगे ॥ ५८ ॥ ब्राह्मण इत्यादि सम्पूर्ण पुरवासी लोग दुःखार्त्त हो उस व्यक्तिको धूर्त्त इत्यादि कटुवाक्य कह उस दुराचार ब्राह्मणकी निन्दा करने लगे ॥ ५९ ॥ पृथ्वीपति उस नगरसे निकलकर जाते थे. इसी समय विश्वामित्र उनके निकट उपस्थित हो उनसे निष्ठुर वचन कहने लगे ॥ ६० ॥ हे नरनाथ ! दक्षिणाका स्वर्ण देकर जाओ अथवा नहीं दूंगा यह बात कहो तो मैं दक्षिणाका स्वर्ण छोड दूं॥६१॥यदि आपके अन्तःकरणमें लोभ विद्यमान हो तो सम्पूर्ण राज्यग्रहण करो. हे राजन्!आपने यदि यथार्थ ही दान किया है यह जानते हो तो आपने जो

प्रतिज्ञा की है वह दीजिये॥६२॥गाधिनन्दन विश्वामित्र इसप्रकार कहरहे थे इसीसमय महीपति हरिश्चन्द्र अत्यन्त दीनभावसे प्रणामकर हाथ जोड उनसे कहने लगे ॥६३॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायाम् एकोनविंशोऽध्यायः॥१९॥हरिश्चन्द्रने कहा हे मुनिवर!आपकोदक्षिणाका स्वर्ण विनादिये मै भोजन नहीं करूंगा.यही मेरी प्रतिज्ञा जानिये अतएव हे सुव्रत!आप दक्षिणाके लिये विषाद त्याग दीजिये ॥ १ ॥ मैं सूर्यवंशीय क्षत्रिय महीपति हरिश्चन्द्र हूं विशेषकर जबसे मैंने राजसूय यज्ञसम्पादन किया है तबसे जो मनुष्य मेरे निकट जिसकी प्रार्थना करता है मैं उसको वही देता हूं॥ २॥अतएव हे प्रभो!मैं अपनी इच्छानुसार दान करके उसकी दक्षिणा न दूं यह किसप्रकार सम्भव होसक्ता है?हे द्विजसत्तम ! मै अवश्यही ऋण चुकादूंगा ॥ ३ ॥आपकी इच्छानुसार स्वर्ण अवश्यही दूंगा.

एवंब्रुवंतंगाधेयंहरिश्चंद्रोमहीपतिः ॥ प्रणिपत्यसुदीनात्माकृतांजलिपुटोऽब्रवीत्॥६३॥इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेएकोनविंशोऽध्यायः॥१९॥हरिश्चंद्रउवाच ॥ अदत्त्वातेहिरण्यंवैनकरिष्यामिभोजनम् ॥ प्रतिज्ञामेमुनिश्रेष्ठविषादंत्यजसुव्रत ॥ १ ॥ सूर्यवंशसमुद्भूतःक्षत्रियोऽहंमहीपतिः॥राजसूयस्ययज्ञस्यकर्तावांछितदोनृषु ॥ २ ॥ कथंकरोमिनाकारंस्वामिन्दत्त्वायदृच्छया ॥ अवश्यमेवदातव्यमृणंमेद्विजसत्तम ॥ ३ ॥ स्वस्थोभवप्रदास्यामिसुवर्णंमनसेप्सितम् ॥ कंचित्कालंप्रतीक्षस्वयावत्प्राप्स्याम्यहंधनम् ॥ ४॥ विश्वामित्रउवाच ॥ कुतस्तेभवितताराजन्धनप्राप्तिरतःपरम् ॥ गतंराज्यंतथाकोशोबलंचैवाऽर्थसाधनम् ॥५ ॥वृथाऽऽशातेमहीपालधनार्थेकिंकरोम्यहम् ॥ निर्धनंत्वांचलोभेनपीडयामिकथंनृप ॥ ६ ॥ तस्मात्कथयभूपालनदास्यामीतिसांप्रतम् ॥ त्यक्त्वाऽऽशांमहतींकामंगच्छाम्यहमतःपरम् ॥ ७ ॥ यथेष्टंव्रजराजेन्द्रभार्यापुत्रसमन्वितः ॥ सुवर्णंनास्तिकिंतुभ्यंददामीतिवदाधुना ॥ ८ ॥

अतएव आप सावधान हूजिये किन्तु आप एक महीनेतक प्रतीक्षा कीजिये तो मैं धनप्राप्त करके आपको देसकूंगा ॥४॥ विश्वामित्रने कहा हे राजन् ! राज्य कोष और बल इनसेही धनका आगमन होता है आपसे वह सम्पूर्ण गया. इसकारण फिर आपको धन कहाँसे प्राप्त होगा ? ॥५॥ हे महीपाल ! धनकी आशा करना आपको वृथा है इस समय मैं क्या करूं?आप निर्धन है अतएव मै लोभके वशीभूतहो आपको किसप्रकार पीडित करूं ? ॥६ ॥हे भूपाल ! आप"धन नहीं देसक्ता, यह बात कहें तो मै इस महती आशाको छोडकर इच्छानुसार जाऊं ॥७॥और आपभी"मेरे पास कुछ स्वर्ण नहीं है मै आपको इससमय क्या दूं" यह बात

कह कर भार्या और पुत्रके सहित इच्छानुसार जाइये ॥ ८ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज! भूपतिने गमनकालके समय मुनिवर विश्वामित्रके इसप्रकार वचन सुन कर कहा हे ब्रह्मन् ! आप धैर्य अवलम्बन कीजिये मैं आपको दक्षिणाका स्वर्ण दूंगा इसमें संदेह नहीं ॥९॥ हे द्विजवर ! भार्या पुत्र और मैं इन तीन जनोंकाही निरोग देह विद्यमान है सुतरां इनको बेंचकर अवश्यही आपका ऋण चुकाऊंगा॥ १०॥ हे विभो ! इस वाराणसी पुरीमें कोई ग्राहक विद्यमान है अथवा नहीं उसको ढुंढवाइये मैं इसी स्थानमें भार्या और पुत्रके सहित दासत्व स्वीकार करूंगा॥ ११॥ हे मुने ! आप हम सबको बेच उस मूल्यसे ढाई भार सुवर्ण ग्रहणकर हमारे प्रति प्रसन्न हूजिये॥ १२॥ राजाने यह बात कह जिस स्थानमें शंकर प्रियतम उमाके सहित स्वयं स्थिति करते हैं उसी वाराणसी पुरीको भार्या और पुत्रके सहित प्रस्थान

॥ व्यासउवाच ॥ गच्छन्वाक्यमिदंश्रुत्वाब्राह्मणस्यचभूपतिः ॥ प्रत्युवाचमुनिंब्रह्मन्धैर्यंकुरुददाम्यहम् ॥ ९ ॥ ममदेहोऽस्तिभार्याःपुत्रस्यचह्यनामयः ॥ क्रीत्वादेहतुतंनूनमृणंदास्यामितेद्विज ॥ १० ॥ ग्राहकंपश्यविप्रेंद्रवाराणस्यांपुरिप्रभो॥ दासभावंगमिष्यामिसदारोऽहंसपुत्रकः ॥११॥ गृहाणकांचनंपूर्णंसार्धभारद्वयंमुने ॥ मौल्येनदत्त्वासर्वान्नःसंतुष्टोभवभूधर ॥ १२ ॥ इतिब्रुवञ्जगामाऽथसहपत्न्यासुतान्वितः॥ उमयाकांतयासार्धयत्राऽस्तेशंकरःस्वयम् ॥ १३ ॥ तांदृष्ट्वाचपुरींरम्यांमनसोह्लादकारिणीम् ॥ उवाचसकृतार्थोऽस्मिपुरींपश्यन्सुवर्चसम् ॥ १४ ॥ ततोभागीरथींप्राप्यस्नात्वादेवादितर्पणम् ॥ देवार्चनंचनिर्वर्त्यकृतवान्दिग्विलोकनम्॥ १५॥ प्रविश्यवसुधापालोदिव्यांवाराणसीं पुरीम् ॥नैषामनुष्यभुक्तेतिशूलपाणेःपरिग्रहः॥ १६॥ जगामपद्भ्यांदुःखार्तःसहपत्न्यासमाकुलः॥ पुरींप्रविश्यसन्नृपोविश्वासमकरोत्तदा ॥ १७॥

किया ॥१३ ॥ जिस पुरीके दर्शन करनेसे चित्तको आनन्द बढता है उस शोभायमान वाराणसी नगरीको देखकर राजाने कहा आज मैं कृतार्थ हुआ ॥ १४ ॥ अनन्तर भागीरथीके तटपर जाय उसी स्थानमें स्नानक्रिया फिर देवता और पितरोंका तर्पण एवम् अभीष्टदेवताकीपूजा सम्पादनकर जानेका मार्ग देखनेकीइच्छासे चारों ओर देखने लगे॥ १५॥ भूपाल शोभायमान वाराणसी पुरीमें पहुँचकर मनमें विचार करने लगे कि, यह पुरी मनुष्यसे पालित नहीं है स्वयं शूलपाणि इसका पालनकरते हैं अतएव इसमें वास करनेसे मेरा प्रदत्त राज्यमें वास करना नहीं होगा॥ १६॥ तब नरपति दुःखसे अत्यन्त कातर और अति व्याकुल हो भार्या और पुत्रकेसहित पैद

लही वाराणसी पुरीमें गये और नगरीमे प्रवेशकर उसमें विश्वास स्थापन किया ॥ १७॥इसी समय उन्होंने उन दक्षिणार्थी मुनिवरको देखा और उनको आता देख विनीतभावसे प्रणामकर॥ १८॥हाथ जोड उनसे कहा हे मुनिवर ! यह मेरी प्रियतम भार्या और यह मेरा पुत्र एवं यह मेरा जीवन विद्यमान है॥ १९॥हे द्विजवर ! इनमेंसे जिसके द्वारा आपका कार्य सम्पन्न हो उसकोही ग्रहण कीजिये अथवा अन्य जो कोई कार्य हमको करना होगा वह आप हमसे कहिये॥ २०॥ विश्वामित्रने कहा हे राजन् ! आपने "मासके अन्तमे दक्षिणा दूंगा" यह कहकर प्रतिज्ञा की हैं किन्तु वह एक मास अब पूर्ण हुआ यदि आपको अपना वचन स्मरण हो तो मुझको दक्षिणा दीजिये॥ २१॥राजाने कहा हे ब्रह्मन्!आप ज्ञानवान् और तपोबलयुक्त है अतएव आपके वचनमें मुझको द्विरुक्ति करना कभी उचित नहीं है किन्तु

ददृशेऽथमुनिश्रेष्ठंब्राह्मणंदक्षिणार्थिनम् ॥ तंदृष्ट्वासमनुप्राप्तंविनयावनतोऽभवत् ॥ १८॥ प्राहचैवांजलिंकृत्वाहरिश्चंद्रोमहामुनिम् ॥ इमेप्राणाः सुतश्चाऽयंप्रियापत्नीमुनेमम ॥ १९ ॥ येनतेकृत्यमस्त्याशुगृहाणाऽद्यद्विजोत्तम ॥ यच्चान्यत्कार्यमस्माभिस्तन्ममाऽऽख्यातुमर्हसि ॥ २० ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ पूर्णःसमासोभद्रंतेदीयतांममदक्षिणा॥पूर्वतस्यनिमित्तंहिस्मर्यतेस्ववचोयदि ॥२१॥ राजोवाच ॥ ब्रह्मन्नाऽद्याऽपिसंपूर्णोमासोज्ञानतपोबल ॥ तिष्ठत्येकदिनार्धंयत्तत्प्रतिक्षस्वनाऽपरम् ॥२२॥ विश्वामित्रउवाच॥ एवमस्तुमहाराजआगमिष्याम्यहंपुनः ॥ शापंतवप्रदास्यामिनचेदद्यप्रयच्छसि ॥ २३ ॥ इत्युक्त्वाऽथययौविप्रोराजाचाऽचिंतयत्तदा ॥ कथमस्मैप्रयच्छामिदक्षिणायाप्रतिश्रुता॥२४॥ कुतःपुष्टानिमित्राणिकुत्राऽर्थःसांप्रतंमम ॥ प्रतिग्रहःप्रदुष्टोमेतत्रयाच्ञाकथंभवेत् ॥ २५ ॥ राज्ञांवृत्तित्रयंप्रोक्तंधर्मशास्त्रेषुनिश्चितम् ॥ यदिप्राणान्विसृजामिह्यप्रदायचदक्षिणाम् ॥ २६ ॥ ब्रह्मस्वहाकृमिःपापोभविष्याम्यधमाधमः ॥ अथवाप्रेततांयास्येवरएवात्मविक्रयः ॥ २७ ॥

अभी महीना पूर्ण नहीं हुआ आधा दिन अभी बाकी है आप उसीकी प्रतीक्षा कीजिये अब कछ विलम्ब न करूंगा॥ २२॥विश्वामित्रने कहा हे महाराज !यही हो मैं फिर आऊंगा यदि तबभी दक्षिणाका सुवर्ण न दिया तो मैं तुमको शाप दूंगा॥ २३॥विश्वामित्रके यह कहकर चलेजानेपर राजाभी मनमें चिन्ता करने लगे कि दक्षिणाके विषयमें जो प्रतिज्ञा की है वह इनको किस प्रकार दूंगा॥ २४॥इस काशीमे मेरे मित्रभी नहीं हैं जो उनसे धन लूं तो इस समय धन कहां पाऊं मैं क्षत्रिय हूं मुझको दान लेनाभी निषिद्ध है अतएव वह किसप्रकार करसक्ताहूं॥ २५॥धर्मशास्त्रके अनुसार यजन अध्ययन और दान यह तीन वृत्तिही राजाओंको विहित है और यदि ब्राह्मणको दक्षिणा न देकर प्राणत्यागकरूं ॥ २६ ॥ तो ब्राह्मणस्वहरणनिबन्धनके कारण पापी होकर कृमि हूंगा अथवा नीच होकर प्रेतयो

निको प्राप्त हूंगा अतएव इसकी अपेक्षा आत्मविक्रय करनाही मेरे पक्षमें श्रेष्ठ है इसमें सन्देह नहीं॥ २७॥सूतजीने कहा हे ऋषिगण ! राजाको व्याकुल दीनभावसे नीचेको मुख किये चिन्ता करताहुआ देखकर उसस्त्रीने बाष्पगद्गद स्वरसे कहा॥ २८॥हे महाराज!आप चिन्ता त्यागकर सत्यरूप अपना धर्मपालन करोक्योंकि जो मनुष्य सत्य धर्मसे च्युत होते हैं वह प्रेतके समान वर्ज्जनीय हैं ॥ २९ ॥ हे पुरुषश्रेष्ठ ! अपने सत्यका पालन करनाही पुरुषका धर्म है,इसकी अपेक्षा श्रेष्ठ धर्म दूसरा नहीं है बुद्धिमानोंने यही कीर्तन किया है॥ ३०॥ जिसका वचन असत्य होता है उसकी अग्निहोत्र अध्ययन और दानादि सम्पूर्ण क्रिया विफल होजाती है ॥ ३१॥धर्मशास्त्रमें सत्य अत्यन्त प्रशंसनीय है और वह सत्यही पुण्यात्मा मनुष्योंको उद्धार करता है और असत्य पापिष्ठ मनुष्यको नरकमें डालता है इसमें सन्देह नहीं ॥ ३२ ॥ महीपति अश्वमेध यज्ञ और राजसूय यज्ञका अनुष्ठान करकेही स्वर्गको गये थे,किन्तु केवल एकवार मिथ्या बात कहनेसे स्वर्गसे च्युत हुए थे

सूतउवाच ॥ राजानंव्याकुलंदीनंचिंतयानमधोमुखम्॥प्रत्युवाचतदापत्नीबाष्पगद्गदयागिरा ॥२८॥ त्यजचिंतांमहाराजस्वधर्ममनुपालय ॥ प्रेतवद्वर्जनीयोहिनरःसत्यबहिष्कृतः ॥२९॥नातःपरतरंधर्मंवदंतिपुरुषस्यच ॥ यादृशंपुरुषव्याघ्रस्वसत्यस्याऽनुपालनम् ॥ ३० ॥ अग्निहोत्रमधीतंचदानाद्याःसकलाःक्रियाः ॥ भवंति तस्यवैफल्यंवाक्यंयस्याऽनृतंभवेत्॥३१॥सत्यमत्यंतमुदितंधर्मशास्त्रेषुधीमताम् ॥ तारणायाऽनृतंतद्वत्पतनायाऽकृतात्मनाम्॥३२॥शताश्वमेधानाहृत्यराजसूयंचपार्थिवः॥कृत्वाराजासकृत्स्वर्गादसत्यवचनाच्च्युतः॥३३॥ राजोवाच॥ वंशवृद्धिकरश्चाऽयंपुत्रस्तिष्ठतिबालकः ॥ उच्यतांवक्तुकामासियद्वाक्यंगजगामिनि ॥ ३४ ॥ पत्न्युवाच ॥ राजन्माभूदसत्यंतेपुंसांपुत्रफलाः स्त्रियः॥तन्मांप्रदायवित्तेनदेहिविप्रायदक्षिणाम् ॥३५॥व्यासउवाच ॥ एतद्वाक्यमुपश्रुत्यययौमोहंमहीपतिः ॥ प्रतिलभ्यचसंज्ञांवैविललापातिदुःखितः॥३६॥ महद्दुःखमिदंभद्रेयत्त्वमेवंब्रवीषिमे ॥ किंतवस्मितसंलापाममपापस्यविस्मृताः ॥ ३७ ॥

॥ ३३ ॥ राजाने कहा हे गजगामिनि ! तुम दक्षिणा देनेके लिये मुझको समझातीहो किन्तु मेरे पास कुछ नहीं है केवल भार्या और पुत्र शेष है उनमें पुत्र वंशको बढानेवाला है इसकारण उसका प्रदानकरना शास्त्रमें निषिद्ध है और भार्याकोभी नहीं बेचना चाहिये किन्तु इस समय तुम जो कहनेकी इच्छाकरतीहो वह कहो॥३४॥ महिषीने कहा हे राजन् ! पुत्रके लियेही पुरुष स्त्रीपरिग्रह करते है मेरे पुत्र होजानेसे आपका वह प्रयोजन सिद्ध होगया.अतएव धनग्रहणपूर्वक मुझको बेचकर ब्राह्मणको दक्षिणा दीजिये तो आपका वचन मिथ्या नहीं होगा ॥ ३५ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज!महीपति यह वचन सुनकर मोहको प्राप्त हुए फिर चैतन्य होअत्यन्त दुःखित अन्तःकरणसेविलाप करनेलगे॥ ३६॥हे भद्रे!तुमने जोमुझे ऐसे वचन कहेइनसे मुझको अत्यन्त दुःख उपस्थित हुआ है मै क्याऐसापापिष्ठ

हूं कि तुम्हारे वह हास्ययुक्त सम्पूर्ण वचन एकवारही भूलगया ? ॥ ३७ ॥ हे शुचिस्मिते ! ऐसे वचन कहना तुमको उचित नहीं है. हे सुन्दरी ! यह न कहने योग्य वचन तुमने मुझसे किसप्रकार कहे ॥ ३८ ॥ यह कहकर वह नृपश्रेष्ठ स्त्रीके वेचनेकी वातसे अधीर और मूर्च्छासे अत्यन्त अभिभूत हो पृथ्वीपर गिरपडे ॥ ॥ ३९ ॥ जब महीपति मूर्च्छासे पृथ्वीपर गिरपडे तब राजपत्नीने उनको देख अत्यन्त दुःखित हो अतिकरुणावचनद्वारा उनसे कहा ॥ ४० ॥ हे महाराज ! किसका बुरा विचारनेकी इच्छासे आपको यह दुर्घटना उपस्थित हुई. हाय ! आस्तरणमण्डित गृहमे शयन करना जिनको उचित है वह आज नीचके समान भूशय्यापर शयन कररहेहै ॥ ४१ ॥ पूर्वमें जो पृथ्वीनाथ ब्राह्मणोंको करोड करोड मुद्रा दान करते थे आज मेरे पति वह भूपति पृथ्वीमे गिरपडे है ॥ ४२ ॥ हाय ! क्या कष्ट है ! हा दैव ! इन महीपालने तुम्हारा क्या किया है जो इन्द्र और उपेन्द्रके समान राजाको इस दुरवस्थामें डाला है ॥ ४३ ॥ वह सुश्रोणी

हाहात्वयाकथंयोग्यंवक्तुमेतच्छुचिस्मिते ॥ दुर्वाच्यमेतद्वचनंकथंवदसिभामिनि ॥ ३८ ॥ इत्युक्त्वानृपतिःश्रेष्ठोनधीरोदारविक्रये ॥ निपपातमहीपृष्ठेमूर्च्छयाऽतिपरिप्लुतः ॥ ३९ ॥ शयानंभुवितंदृष्ट्वामूर्च्छयाऽपिमहीपतिम् ॥ उवाचेदंसुकरुणराजपुत्रीसुदुःखिता ॥ ४० ॥ हामहाराजकस्येदमपध्यानादुपागतम् ॥ यस्त्वंनिपतितोभूमौरंकवच्छरणोचितः ॥ ४१ ॥ येनैवकोटिशोवित्तंविप्राणामपवर्जितम् ॥ सएवपृथिवीनाथोभुविस्वपितिमेपतिः ॥ ४२ ॥ हाकष्टंकिंतवानेनकृतंदैवमहीक्षिता ॥ यदिंद्रोपेंद्रतुल्योऽयंनीतःपापामिमांदशाम् ॥ ४३ ॥ इत्युक्त्वासाऽपिसुश्रोणीमूर्च्छितानिपपातह ॥ भर्तुर्दुःखमहाभारेणाऽसह्येनाऽतिपीडिता ॥ ४४ ॥ शिशुर्दृष्ट्वाक्षुधाविष्टःप्राहवाक्यंसुदुःखितः ॥ ताततातप्रदेह्यन्नंमातर्मेदेहिभोजनम् ॥ ४५ ॥ क्षुन्मेबलवतीजाताजिह्वाग्रंमेतिशुष्यति ॥ इतिश्रीदे०म०स०हरिश्चंद्रोपाख्यानेविंशोध्यायः ॥ २० ॥ एतस्मिन्नंतरेप्राप्तोविश्वामित्रोमहातपाः ॥ अंतकेनसमःक्रुद्धोधनंस्वंयाचितुंद्रुतम् ॥ १ ॥

राजपत्नी यह वात कहकर अत्यन्त असह्य स्वामीके दुःखभारसे अतिसन्तप्त और मूर्च्छित हो पृथ्वीपर गिरपडी ॥ ४४ ॥ तब शिशु राजपुत्र पिता और माताको मूर्च्छित हो पृथ्वीपर गिराहुआ देखकर अत्यन्त दुःखित और क्षुधातुर हो हे पितः ! हे पितः ! मुझको अत्यन्त भूंख लगी है मुझको अन्न दीजिये ॥ ४५ ॥ हे मातः ! मेरी जिह्वा अत्यन्त सूखीजाती है मुझको भोजनकी सामग्री प्रदान करो यह कहकर वारंवार रोदन करनेलगा ॥ ४६ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! इसी अवसरमें अत्यन्त तपःप्रभावयुक्त विश्वामित्र अपना धन मांगनेके लिये अन्तकके समान कुपित हो वहां आनकर उपस्थित हुए ॥ १ ॥

राजा हरिश्चन्द्र उनको देखकर मूर्च्छित हो पृथ्वीपर गिरपडे तव विश्वामित्रने उनके अंगमें जल सिंचन करते करते कहा॥ २॥हे राजेन्द्र! जो मनुष्य ऋण जालमें वँधा है उसको दिन दिन कष्ट वढता है अतएव आप उठकर अपनी अंगीकार कीहुई दक्षिणा दीजिये॥ ३॥यद्यपि राजा तुषारशीतलजलसिंचनसे चैतन्यताको प्राप्त हुए किन्तु विश्वामित्रको देखतेही॥४॥फिर मोहको प्राप्त हुए द्विजवर विश्वामित्र यह देखकर राजाको समझाय कोपके वशीभूत होकहनेलगे ॥ ५॥ मुनिवर बोले हे महाराज!यदि आप धैर्यके रक्षा करनेकी इच्छा करते है तो मुझको दक्षिणा दीजिये देखो सत्यके बलसेही सूर्य प्रकाशप्रदान करते हैं सत्यहीसे पृथ्वी स्थितहै॥ ६॥ अधिक क्या स्वर्ग भी सत्यमेंही प्रतिष्ठित रहता है. अतएव सत्यकोही परमधर्ममें विराजमान जानना चाहिये. सहस्र अश्वमेध यज्ञका फल और सत्य यदि तराजूमें

तमालोक्यहरिश्चंद्रःपपातभुविमूर्च्छितः ॥ सवारिणातमभ्युक्ष्यराजानमिदमब्रवीत् ॥ २ ॥ उत्तिष्ठोत्तिष्ठराजेंद्रस्वांददस्वेप्टदक्षिणाम् ॥ ऋणं धारयतांदुःखमहन्यहनिवर्धते ॥ ३ ॥ आप्यायमानःसतदाहिमशीतेनवारिणा ॥ अवाप्यचेतनांराजाविश्वामित्रमवेक्ष्यच ॥ ४ ॥ पुन र्मोहंसमापेदेह्यथक्रोधंययौमुनिः ॥ समाश्वास्यचराजानंवाक्यमाहद्विजोत्तमः ॥ ५ ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ दीयतांदक्षिणासामेयदिधैर्यमवेक्षसे ॥ सत्येनाऽर्कःप्रतपतिसत्येतिष्ठतिमेदिनी ॥ ६ ॥ सत्येचोक्तःपरोधर्मःस्वर्गःसत्येप्रतिष्ठितः ॥ अश्वमेधसहस्रंतुसत्यंचतुलयाधृतम् ॥ ७ ॥ अश्वमेधसहस्राद्धिसत्यमेकंविशिष्यते ॥अथवाकिंममैतेनप्रोक्तेनाऽस्तिप्रयोजनम् ॥ ८ ॥ मदीयांदक्षिणांराजन्नदास्यतिभवान्यदि ॥ अस्ताचलगतेह्यर्केशप्स्यामित्वामतोध्रुवम् ॥ ९ ॥ इत्युक्त्वासययौविप्रोराजाचासीद्भयातुरः ॥ दुःखीभूतोऽवनेनिःस्वोनृशंसमुनिनार्दितः ॥ १० ॥ सूतउवाच ॥ एतस्मिन्नंतरेतत्रब्राह्मणोवेदपारगः ॥ ब्राह्मणैर्बहुभिःसार्धंनिर्ययौस्वगृहाद्बहिः ॥ ११ ॥ ततोराज्ञीतुतंदृष्ट्वाआयांतं तापसंस्थितम् ॥ उवाचवाक्यंराजानंधर्मार्थसहितंतदा ॥ १२ ॥

रक्खा जाय ॥७॥तो सहस्र अश्वमेध यज्ञकी अपेक्षा केवल सत्यहीका गुरुत्व अधिक होता है अथवा ऐसा कहनेका मेरा कुछ प्रयोजन नहीं है ॥८॥हे राजन्! यदि आप मुझको दक्षिणा न देगे तो सूर्यास्त होनेपरही मैं तुमको शापदूंगा इसमें सन्देह नहीं॥९॥विश्वामित्र यह बात कहकर चलेगये और राजाभी अत्यन्तभयातुर हुए यद्यपि वह धनहीन नरपति विश्वामित्रके नृशंस वचनोंसे पीडित हुए किन्तु दक्षिणा देकरकिसप्रकार सत्यकी रक्षा करें उसकीचिन्तासे कातर हुए॥१०॥सूतजीने कहा हे ऋषिगण!इसी समय कोई वेदपारग ब्राह्मणोंके सहित अपने गृहसे उस स्थानमें आया ॥ ११ ॥ तव रानी उस समागत तपस्वीको समीप देखकर राजासे

धर्म और अर्थ संगत वचन कहनेलगी ॥ १२ ॥ हे स्वामिन् ! ब्राह्मण अपर तीन वर्णोंके पिता कहेगये हैं. अतएव पिताका द्रव्य पुत्र अवश्य ग्रहण करसक्ता है इसमें सन्देह नहीं॥ १३॥इसलिये मेरा अभिप्राय यह है कि, आप इस ब्राह्मणसे धन माँगिये राजाने कहा हे सुमध्यमे!मैं क्षत्रिय हूं इससे प्रतिग्रह न करूंगा ॥ १४॥ हे कृशोदरि ! माँगना ब्राह्मणोंके पक्षमें विहित है क्षत्रियोंके पक्षमें वह निषिद्ध है ब्राह्मण सम्पूर्ण वर्णोंके गुरु है सुतरां सर्वदाही पूजनीय है॥ १५॥अतएव गुरुसे माँगना नहीं चाहिये. विशेषकर क्षत्रियोंके पक्षमें वह अत्यन्त निषिद्ध है यद्यपि यजन अध्ययन, दान॥ १६॥प्रजापालन और शरणागतकी रक्षा करनाही क्षत्रियोंका परम धर्म है किन्तु "दो दो" यह दीन वचन क्षत्रियोके पक्षमे कभी उचित नहीं है ॥ १७ ॥ हे देवि ! मेरे हृदयमें "देताहूं" यह वचन सदा विद्यमान रहता है अतएव

त्रयाणामपिवर्णानांपिताब्राह्मणउच्यते ॥ पितृद्रव्यंहिपुत्रेणग्रहीतव्यंनसंशयः ॥१३ ॥ तस्मादयंप्रार्थनीयोधनार्थमितिमेमतिः॥ राजोवाच ॥ नाऽहंप्रतिग्रहंकांक्षेक्षत्रियोऽहंसुमध्यमे ॥ १४ ॥ याचनंखलुविप्राणांक्षत्रियाणांनविद्यते ॥ गुरुर्हिविप्रोवर्णानांपूजनीयोऽस्तिसर्वदा ॥ १५ ॥ तस्माद्गुरुर्नयाच्यःस्यात्क्षत्रियाणांविशेषतः ॥ यजनाध्ययनंदानंक्षत्रियस्यविधीयते ॥ १६ ॥ शरणागतानामभयंप्रजानांप्रतिपालनम् ॥ न चाऽप्येवंतुवक्तव्यंदेहीतिकृपणंवचः ॥ १७ ॥ ददामीत्येवमेदेविहृदयेनिहितंवचः ॥ अर्जितंकुत्रचिद्द्रव्यंब्राह्मणायददाम्यहम् ॥ १८ ॥ पत्न्युवाच ॥ कालःसमविषमकरःपरिभवसम्मानमानदःकालः ॥ कालःकरोतिपुरुषंदातारंयाचितारंच ॥ १९ ॥ विप्रेणविदुषाराजाक्रुद्धेनाऽतिवलीयसा ॥ राज्यान्निरस्तःसौख्याच्चपश्यकालस्यचेष्टितम् ॥ २० ॥ राजोवाच ॥ असिनातीक्ष्णधारेणवरंजिह्वाद्विधाकृता ॥ नतुमानंपरित्यज्यदेहिदेहीतिभाषितम् ॥ २१ ॥ क्षत्रियोऽहंमहाभागेनयाचेकिंचिदप्यहम् ॥ ददामिवाऽहंनित्यंहिभुजवीर्यार्जितंधनम् ॥ २२ ॥

मैं अन्य किसी स्थानसे धन उपार्जन करके ब्राह्मणको दूंगा ॥१८॥ रानीने कहा हे महाराज ! काल किसीको समान अवस्थामें रखता है, अथवा किसीको विषम अवस्थामें पतित करता है कालही मान और अपमान देता है यह कालही फिर मनुष्योंको दाता और कभी याचक करदेता है ॥१९॥ देखो अत्यन्त तपोवलयुक्त विश्वामित्र मुनिने सुपंडित होकर भी कुपित हो आपको राज्यच्युत और सुखभ्रष्ट कर परपीडाकरणस्वरूप धर्मवहिर्भूत कार्य किया है, इससेही आप कालका कार्य अवलोकन कीजिये ॥२०॥ राजाने कहा चाहै तीक्ष्ण धारवाली असिसे जिह्वाके दो खण्ड करडाले तथापि क्षत्रियाभिमान त्यागकर "दो दो" यह वात कभी नही कहसक्ता ॥ २१ ॥ हे महाभागे ! मै क्षत्रिय हूं सुतरां किञ्चित्मात्रभी याचना नहीं करूंगा. वरन् अपने बाहुबलसे धन उपार्जन करके दूंगा यही वात मैं

सदा करूंगा ॥२२॥ रानीने कहा हे महाराज ! इन्द्रादि देवताओंने न्यायके अनुसार मुझको आपके हाथमें समर्पण किया है सुतरां मैं आपकी धर्मपत्नी हूं विशेषकर शिक्षणीय और रक्षणीय हूं अतएव हे महाद्युते ! यदि मांगनेमें आपकी इच्छा न हो तो मुझको बेचकर गुरुका धन दीजिये ॥२३॥२४॥ महीपति हरिश्चन्द्र इन वचनोंके सुननेसे अत्यन्त दुःखित हो हा कष्ट ! हा कष्ट ! ऐसा कहकर विलाप करने लगे॥२५॥उनकी भार्याने फिर कहा हे राजन् ! इसके उपरान्त विप्रकी शापरूपी अग्निमें दग्ध होकर नीचत्वको प्राप्त होगे अतएव इस समय मेरा वचन प्रतिपालन करो ॥ २६ ॥ आप द्यूतक्रीडामें मुग्ध अथवा मदसे मत्त वा भोगोंकी इच्छासे ज्ञानशून्य होकर अथवा राज्यकी विपदके कारण मुझको नहीं बेचते हो मुझको बेचकर गुरुको धन देते हो इसमें कुछ दोष वा पाप नहीं होसक्ता अतएव

पत्न्युवाच ॥ यदितेहिमहाराजयाचितुंनक्षमंमनः॥अहंतुन्यायतोदत्तादेवैरपिसवासवैः॥२३॥अहंशास्याचपत्याचरक्ष्याचैवमहाद्युते ॥ मन्मौल्यंसंगृहीत्वाथगुर्वर्थंसंप्रदीयताम् ॥ २४ ॥ एतद्वाक्यमुपश्रुत्यहरिश्चंद्रोमहीपतिः॥ कष्टंकष्टमितिप्रोच्यविललापाऽतिदुःखितः ॥२५॥ भार्याचभूयःप्राहेदंक्रियतांवचनंमम ॥ विप्रशापाग्निदग्धत्वान्नीचत्वमुपयास्यसि ॥२६॥ नद्यूतहेतोर्नचमद्यहेतोर्नराज्यहेतोर्नचभोगहेतोः ॥ ददस्व गुर्वर्थमतोमयात्वंसत्यव्रतत्वंसफलंकुरुष्व ॥२७॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेहारिश्चंद्रोपाख्यानेएकविंशोऽध्यायः ॥२१॥ व्यास उवाच ॥ सतयानोद्यमानस्तुराजापत्न्यापुनःपुनः॥ प्राहभद्रेकरोम्येषविक्रयंतेसुनिर्घृणः ॥१॥ नृशंसैरपियत्कर्तुंनशक्यंतत्करोम्यहम् ॥ यदि तेभ्राजतेवाणीवक्तुमीदृक्सुनिष्ठुरम् ॥ २ ॥ एवमुक्त्वाततोराजागत्वानगरमातुरः ॥ अवतार्यतदारंगेतांभार्यांनृपसत्तमः॥३॥ वाष्पगद्गदकंठस्तु ततोवचनमब्रवीत् ॥ भोभोनागरिकाःसर्वेशृणुध्वंवचनंमम ॥ ४ ॥

आप मुझको बेचकर अपने सत्यव्रतकी सफलता सम्पादन कीजिये ॥२७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायामेकविंशोऽध्यायः ॥ २१॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! राजपत्नी माधवीके राजा हरिश्चन्द्रको वारंवार अनुरोध करनेपर उन्होंने कहा हे भद्रे ! इस अवस्थामें निर्दय होकर तुमको बेचूंगा॥ १ ॥ तुम्हीं ऐसे अति निष्ठुर वचन मुक्तकण्ठसे उच्चारण करनेमें कुण्ठित नहीं होती तो नृशंसभी जिसके करनेमें समर्थ नहीं होसक्के मैं वही कर्म करूंगा ॥ २ ॥ यह बात कहतेही राजा अत्यन्त कातर हो पत्नीके सहित नगरमें गये इसके उपरान्त राजा हरिश्चन्द्र उस भार्याको राजमार्गमें खडीकर ॥ ३ ॥ वाष्पगद्गद कण्ठसे

कहने लगे हे नगरनिवासियो ! तुम सम्पूर्ण हमारा वचन सुनो ॥ ४ ॥ किसीको क्या दासीका प्रयोजन है ? यह रमणी मेरे प्राणोंके अपेक्षा भी प्रिय है इसका मूल्य मैं जो कहता हूं इसके देनेको जिसकी सामर्थ्य हो तो वह उसको शीघ्र कहे ॥ ५ ॥ तब पंडितोंने कहा तुम कौन हो किसकारण अपनी स्त्रीको बेचनेके लिये इस स्थानमे आए हो राजाने कहा आप क्या हमारा परिचय पूंछते है ? तो सुनिये मैं नृशंस और मनुष्य कहनेके योग्य नहीं हूं ॥ ६ ॥ अथवा मैं राक्षस हूं अधिक क्या इसकी अपेक्षा भी कठिन हूं क्योकि मै ऐसे पापकार्यके करनेमें प्रवृत्त हूं व्यासजीने कहा हे महाराज ! विप्ररूपधारी कौशिक यह शब्द सुनतेही सहसा ॥ ७ ॥ वृद्धरूप धारणकर हरिश्चन्द्रसे कहनेलगे मै अतुल ऐश्वर्यका अधिपति हूं सुतरां तुम्हारी इच्छानुसार धनदेनेमे समर्थ हूं अतएव मैं धनसे

कस्यचिद्यदिकार्यस्यादास्याप्राणेष्टयामम ॥ सब्रवीतुत्वरायुक्तोयावत्स्वंधारयाम्यम् ॥ ५ ॥ तेब्रुवन्पंडिताःकस्त्वंपत्नींविक्रेतुमागतः ॥ राजोवाच ॥ किंमांपृच्छथकस्त्वंभोनृशंसोऽहममानुषः ॥ ६ ॥ राक्षसोवाऽस्मिकठिनस्ततःपापंकरोम्यहम् ॥ व्यासउवाच ॥ तंशब्दंसहसाश्रुत्वाकौशिकोविप्ररूपधृक् ॥ ७ ॥ वृद्धरूपंसमास्थायहरिश्चंद्रमभाषत ॥ समर्पयस्वमेदासीमहंक्रेताधनप्रदः ॥८॥ अस्तिमेवित्तमतुलंसुकुमारीचमेप्रिया ॥ गृहकर्मनशक्नोतिकर्तुमस्मात्प्रयच्छमे ॥ ९ ॥ अहंगृह्णामिदासींतुकतिदास्यामितेधनम् ॥ एवमुक्तेतुविप्रेणहरिश्चंद्रस्यभूपतेः ॥ ॥ १० ॥ विदीर्णंतुमनोदुःखान्नचैनंकिंचिदब्रवीत् ॥ विप्रउवाच ॥ कर्मणश्चवयोरूपशीलानांतवयोषितः ॥११ ॥ अनुरूपमिदंवित्तंगृहाणाऽर्पयमेऽबलाम् ॥ धर्मशास्त्रेषुयद्दृष्टंस्त्रियोमौल्यंनरस्यच ॥ १२ ॥ द्वात्रिंशल्लक्षणोपेतादक्षाशीलगुणान्विता ॥ कोटिमौल्यंसुवर्णस्यस्त्रियःपुंसस्तथार्बुदम् ॥ १३ ॥

दासीको मोल लेनेके लिये प्रस्तुत हूं तुम मुझको दासी दो मरी भार्या अत्यन्त सुकुमारी है वह घरका कार्य नहीं करसक्ती अतएव मुझको यह दासी दो ॥ ८॥ ॥ ९ ॥ किन्तु तुमको कितना मूल्य देना होगा सो कहो विप्रके यह बात कहनेपर राजा हरिश्चन्द्रका ॥ १० ॥ हृदय दुःखसे विदीर्ण होगया इससे वह उससे कुछ न कहसके विप्रने कहा तुम अपनी भार्याकी वयस रूप गुण और कर्मके ॥ ११ ॥ अनुसार धन ग्रहणकर इस अबलाको मेरे करमें समर्पण करो स्त्री और पुरुषके मूल्यका विषय शास्त्रमे जिसप्रकार देखा है ॥ १२ ॥ वह सुनो जो स्त्री कार्यमे निपुण सत्यस्वभाव गुणयुक्त और बत्तीस शुभलक्षणोसे भूषितहै उसका मूल्य

करोड स्वर्णमुद्रा है और पुरुष ऐसा गुणयुक्त होनेसे उसका मूल्य अर्बुद ( अरब ) स्वर्णमुद्रा है ॥ १३ ॥ उस ब्राह्मणके ऐसे वचन सुनकर महीपति हरिश्चन्द्र अत्यन्त दुःखित हुए और उससे कुछ न कहसके ॥१४ ॥ इसके उपरान्त वह ब्राह्मण नरपति हरिश्चन्द्रके सन्मुख वल्कलके ऊपर धन रखकर रानीके केशपाश ग्रहणपूर्वक खेचने लगा ॥ १५ ॥ रानीने कहा हे आर्य ! मै एकवार पुत्रका मुखकमल देख लूं इससे मुझको एकवार छोडदीजिये. हे विप्र ! आप विचारकर देखिये कि, फिर इसका दर्शन मुझको दुर्लभ होगा ॥१६॥हे पुत्र ! देखो तुम्हारी माता इस समय दासी भावको प्राप्त हुई है अतएव हे राजपुत्र !तुम अब मुझको स्पर्श मत करो अब मैं तुम्हारे स्पर्शके योग्य नहीं हूं ॥ १७ ॥ तब माताको बालक सहसा आकर्षणकरता हुआ देखकर मा ! मा ! ऐसा कहकर अश्रुपूर्ण नेत्रोंसे उसके पीछे दौडा ॥ १८ ॥ वह काकपक्षधारी बालक पद पदपर गिरने लगा तो भी दोनों हाथोंसे माताके वस्त्र खैंचकर उसके संग संग जाने लगा. तब

इत्याकर्ण्यवचस्तस्यहरिश्चंद्रोमहीपतिः ॥ दुःखेनमहताविष्टोनचैनंकिंचिदब्रवीत् ॥ १४॥ ततःसविप्रोनृपतेःपुरतोवल्कलोपरि ॥ धनंनिधाय केशेषुधृत्वाराज्ञीमकर्षयत् ॥१५॥ राज्ञ्युवाच ॥ मुंचमुचाऽऽर्यमांसद्योयावत्पश्याम्यहंसुतम् ॥ दुर्लभंदर्शनंविप्रपुनरस्यभविष्यति ॥१६ ॥ पश्येहपुत्रमामेवंमातरंदास्यतांगताम् ॥ मांमास्प्राक्षीराजपुत्रनस्पृश्याऽहंत्वयाऽधुना ॥ १७॥ ततःसबालःसहसादृष्ट्वाकृष्टांतुमातरम् ॥ समभ्यधावदंबेतिवदन्साश्रुविलोचनः ॥ १८ ॥ हस्तेवस्त्रंसमाकर्षन्काकपक्षधरःस्खलन् ॥ तमागतंद्विजःक्रोधाद्बालमभ्याहनत्तदा ॥ १९ ॥ वदंस्तथापिसोंबेतिनैवमुंचतिमातरम् ॥ राज्ञ्युवाच ॥ प्रसादंकुरुमेनाथक्रीणीष्वेमंहिबालकम् ॥ २० ॥ क्रीताऽपिनाऽहंभविताविनैनंकार्यसाधिका ॥ इत्थंममाऽल्पभाग्यायाःप्रसादंकुरुमेप्रभो ॥ २१ ॥ ब्राह्मणउवाच ॥ गृह्यतांवित्तमेतत्तेदीयतांममबालकः ॥ स्त्रीपुंसोर्धर्मशास्त्रज्ञैः कृतमेवहिवेतनम् ॥ २२ ॥ शतंसहस्रंलक्षंचकोटिमौल्यंतथापरैः ॥ द्वात्रिंशल्लक्षणोपेतादक्षाशीलगुणान्विता ॥ २३ ॥

वह ब्राह्मण बालकका इसप्रकार कार्य देखकर क्रोधसे अधीर हो उसको प्रहार करने लगा॥१९॥तथापि बालक मा ! मा! कहकर रोदन करने लगा किसीप्रकार माताको न छोडा.रानीने कहा हे प्रभो ! आप मेरेप्रति कृपाप्रकाश करके इस बालकको क्रय कीजिये ॥ २० ॥ यद्यपि आपने मुझको क्रय किया है किन्तु इस बालकके विना मैं आपका कार्य करनेमें समर्थ नहीं हूंगी. मेरा भाग्य अत्यन्त मन्द है इससेही यह दुर्दशा उपस्थित हुई है अतएव हे प्रभो ! आप मेरे प्रति इस प्रकार अनुग्रह प्रकाश कीजिये ॥२१॥ ब्राह्मणने कहा यह मुद्रा लेकर मुझको बालक प्रदान करो क्योंकि धर्मशास्त्रकुशल पंडितोंने स्त्री और पुरुषका जिस प्रकार मूल्य स्थिर किया है ॥२२॥अन्यान्य पंडितोंने भी गुणोके तारतम्यअनुसार शत सहस्र लक्ष और करोड इत्यादि मूलका भी प्रभेद किया है किन्तु जो

स्त्री कार्यमे निपुण सुशील और गुणयुक्त एवं जिसके सम्पूर्ण शरीरमें बत्तीस शुभ लक्षण विराजमान हो ॥२३॥ उस ललनाका मूल्य करोड स्वर्णमुद्रा है और जिस पुरुषके यह सम्पूर्ण शुभलक्षण और गुण विद्यमान हैं उसका मूल्य अर्बुद ( अरब ) स्वर्ण मुद्रा है सूतजीने कहा हे राजन् ! बालकका जो मूल्य स्थिर हुआ ब्राह्मणने वह स्वर्णमुद्रा पहलेके समान राजाके सन्मुख स्थितवल्कलपर पुनर्वार रखदी॥ २४॥और बालकको ले उसके सहित एकत्र बांध लिया तब वह ब्राह्मण आनन्दित हो उनको संग ले शीघ्र घरको गया ॥ २५ ॥ जानेके समय रानीने प्रदक्षिणाकर जानु टेककर राजाको प्रणाम किया और उसी अवस्थामें उठ कर नेत्रोंके आंसुओमें डूब दीनभाव होकर राजासे बोली ॥ २६ ॥ यदि जो मैंने कभी दानकिया है, यदि कभी अग्निमें आहुतिप्रदान की है, यदि कभी ब्राह्मणको

कोटिमौल्यंस्त्रियःप्रोक्तंपुरुषस्यतथाऽर्बुदम् ॥ सूतउवाच॥ तथैवतस्यतद्वित्तंपुरःक्षिप्तंपटेपुनः ॥ २४ ॥ प्रगृह्यबालकंमात्रासहैकस्थमबंधयत् ॥ प्रतस्थेसगृहंक्षिप्रंतयासहमुदान्वितः ॥२५ ॥ प्रदक्षिणांतुसाकृत्वाजानुभ्यांप्रणतास्थिता ॥ बाष्पपर्याकुलादीनात्विदंवचनमब्रवीत् ॥ २६ ॥ यदिदत्तंयदिहुतंब्राह्मणास्तर्पितायदि ॥ तेनपुण्येनमेभर्ताहरिश्चंद्रोऽस्तुवैपुनः ॥ २७ ॥ पादयोःपतितांदृष्ट्वाप्राणेभ्योऽपिगरीयसीम् ॥ हाहेतिचवदन्राजाविललापाऽकुलेंद्रियः ॥ २८ ॥ वियुक्तेयंकथंजातासत्यशीलगुणान्विता ॥ वृक्षच्छायाऽपिवृक्षंतंनजहातिकदाचन ॥ २९ ॥ एवंभार्यावदित्वाऽथसुसंबद्धंपरस्परम् ॥ पुत्रंचतमुवाचेदंमांत्वंहित्वाक्कयास्यसि ॥३०॥ कांदिशंप्रतियास्यामिकोमेदुःखंचिवारयेत् ॥ राजत्यागेनमेदुःखंवनवासेनमेद्विज ॥ ३१ ॥

सन्तुष्ट किया है तो उसी पुण्यके बलसे राजा हरिश्चंद्र पुनर्वार मेरे भर्ता हों॥ २७॥अपने प्राणोकी अपेक्षा प्यारी भार्याको पैरोंमें पडी हुई देखकर राजा व्याकुल हो हाय ! हाय ! इसप्रकार कहकर विलाप करनेलगे ॥२८॥ वृक्षकी छाया कभी उस वृक्षको नहीं छोडती परन्तु तुम यथार्थ ही सुशील और गुणयुक्त होकरभी क्यो मुझसे अलग हुई ॥ २९ ॥ भार्याके साथ इसप्रकारसे परस्पर सुसम्बन्द्ध बातचीत कर पुत्रसे कहा हे वत्स! तुम मुझको छोडकर कहां जावोगे ? ॥ ३० ॥ मैं इससमय कहांजाऊं अथवा कौन मेरा दुःख दूर करैगा फिर राजाने उस ब्राह्मणसे कहा कि, हे द्विजवर ! पुत्रके वियोगसे मुझे जिसप्रकारका दुःख उपस्थित

१ स्त्रियोंके ३२ लक्षण विराटपर्वमें और पुरुषके ३२ लक्षण काशीखण्डमें लिखे है.

हुआ है राज्यत्याग अथवा वनवासमें मुझे ऐसा दुःख उपस्थित नहीं हुआ इस लोकमें स्वामि साधुस्वभाव होनेसेही भार्याका सर्वदा सुखसे भरण पोषण करता है ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ किन्तु हे कल्याणि ! मै तुम्हारे प्रति ऐसा कुपित हूं कि, तुमको छोडकर दुःखसागरमें डालदिया, मैं इक्ष्वाकुवंशमें उत्पन्नहोकर समस्त राज्यसुखका आस्पद हुआ था॥ ३३॥परन्तु हाय ! तुम ऐसे पतिको प्राप्तकरके भी इससमय दासीभावको प्राप्तहुई।हे देवि।मै ऐसे विशाल शोकसागरमें निमग्न हुआ हूं कि, ॥ ३४॥अनेक प्रकारसे पुराणोंके आख्यान कहकर कौन मुझको छुडावेगा. सूतजीने कहा हे राजन् ! वह ब्राह्मण उन राजाके सन्मुखही देवीको दारुण कशाघात ॥ ३५॥ करते करते ले जानेलगा,वह भूपाल भार्या और पुत्रको ऐसी अवस्थामें ले जाताहुआ देखकर ॥ ३६॥ दुःखसे अत्यन्त कातर हुए और वारंवार लंबे श्वास लेतेहुए विलाप करते करते कहने लगे हाय ! पहले जिसको चंद्र,सूर्य, वायु अथवा अन्य किसीने नहीं देखा॥ ३७॥मेरी वही प्रियतमा आज दीनभावको

यत्पुत्रेणवियोगोमेएवमाहसभूपतिः ॥ सद्भर्तृभोग्याहिसदालोकेभार्याभवंतिहि ॥ ३२ ॥ मयात्यक्ताऽसिकल्याणिदुःखेनविनियोजिता ॥ इक्ष्वाकुवंशसंभूतंसर्वराज्यसुखोचितम् ॥ ३३ ॥ मामीदृशंपतिंप्राप्यदासीभावंगताह्यसि ॥ ईदृशेमज्जमानंमांसुमहच्छोकसागरे ॥ ३४ ॥ कोमामुद्धरतेदेविपौराणाख्यानविस्तरैः ॥ सूतउवाच ॥ पश्यतस्तस्यराजर्षेःकशाघातैःसुदारुणैः ॥ ३५ ॥ घातयित्वातुविप्रेशोनेतुंसमुपचक्रमे ॥ नीयमानौतुतौदृष्ट्वाभार्यापुत्रौसपार्थिवः ॥ ३६ ॥ विललापाऽतिदुःखार्तोनिश्वस्योष्णंपुनःपुनः ॥ यांनवायुर्नवाऽऽदित्योनचन्द्रोनपृथग्जनाः ॥ ३७ ॥ दृष्टवंतःपुरापत्नीसेयंदासीत्वमागता ॥ सूर्यवंशप्रसूतोऽयंसुकुमारकरांगुलिः ॥ ३८ ॥ संप्राप्तोविक्रयंबालोधिङ्मामस्तुसुदुर्मतिम् ॥ हाप्रियेहाशिशोवत्समामाऽनार्यस्यदुर्नयः ॥ ३९ ॥ दैवाधीनदशांप्राप्तोनमृतोऽस्मितथापिधिक् ॥ व्यासउवाच॥ एवंविलपतोराज्ञोऽग्रेविप्रोंतरधीयत ॥ ४० ॥ वृक्षगेहादिभिस्तुंगैस्तावादायत्वरान्वितः ॥ अत्रांतरेमुनिश्रेष्ठस्त्वाजगाममहातपाः ॥ ४१ ॥ सशिष्यःकौशिकेंद्रोऽसौनिष्ठुरःक्रूरदर्शनः ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ यात्वयोक्तापुराराजन्राजसूयस्यदक्षिणा ॥४२ ॥ तांददस्वमहाबाहोयदिसत्यंपुरस्कृतम् ॥ हरिश्चंद्रउवाच ॥ नमस्करोमिराजर्षेगृहाणेमांस्वदक्षिणाम् ॥ ४३ ॥

प्राप्त हुई. हाय ! बालकके हाथकी उँगली सभी कैसी सुकुमार हैं हाय ! वह कुमार सूर्यवंशमे जन्म ग्रहण कर ॥ ३८ ॥ बेचागया ! अहो मेरी दुर्मतिको धिक्कार है हा प्रिये ! हा बालक रोहिताश्व! इस अनार्यकी दुर्नीतिसे तुम्हारी यह दुर्गति हुई ॥ ३९॥ मैं दैवकी विडम्बनासे इस दुर्दशाको प्राप्त हुआ परन्तु तौ भी मेरी मृत्यु नहीं हुई ? मुझको धिक्कार है. व्यासजीने कहा हे महाराज ! राजा इस प्रकार विलाप करनेलगे इसी समय वह ब्राह्मण ॥ ४० ॥ उनको लेकर अत्यन्त ऊंचे वृक्ष और अट्टालिका ( अटारी ) के द्वारा राजाकी दृष्टिमे अन्तर्धान होगया, इसी समय मुनिवर महातपा कौशिकश्रेष्ठ आये॥ ४१ ॥अपने शिष्योंको साथले अत्यन्त शीघ्र निष्ठुर क्रूर दर्शन ऋषि वहां आये विश्वामित्रने कहा हे महाबाहो! जो आपने पहले राजसूयकी दक्षिणा कही है ॥ ४२ ॥ यदि सत्यका सन्मान करना

आपका कर्त्तव्य है तो हे राजन् ! आप इस समय वह मुझको दीजिये. हरिश्चन्द्रने कहा कि, हे राजर्षे मैं आपको प्रणाम करताहूं हे अनघ। ॥ ४३ ॥ पहले राजसूय यज्ञकी जो दक्षिणा देनेको स्वीकार किया था आप वही दक्षिणा लीजिये। विश्वामित्रने कहा हे राजेन्द्र।आप दक्षिणाके लिये जो स्वर्णमुद्रा देते हैं वह कहांसे संग्रह की ? ॥ ४४ ॥ यह अर्थ जिसप्रकार उपार्जन किया है वह मुझसे कहो ?राजाने कहा हे महाभाग । हे अनघ ।इसके कहनेसे क्या है ॥ ४५ ॥ हे विप्र । इसके कथनसे मेरा शोक बढता है विश्वामित्रने कहा हे राजन्।अन्यायपूर्वक उपार्जित धन मैं ग्रहण नहीं करूंगा यदि यह धन न्यायके अनुसार उपार्जित हुआहै तो वह मुझको प्रदान कीजिये॥ ४६ ॥किन्तु पहले धनके आनेका विषय मुझसे भलीभाँति कहिये इसके उपरान्त वह मुझको दो,हरिश्चन्द्रने कहा हे विप्र!अपनी भार्या देवी

राजसूयस्ययागस्ययामयोक्तापुराऽनघ॥विश्वामित्रउवाच॥ कुतोलब्धमिदंद्रव्यंदक्षिणार्थेप्रदीयते ॥ ४४ ॥ एतदाचक्ष्वराजेंद्रयथाद्रव्यंत्वयार्जितम् ॥ राजोवाच ॥ किमनेनमहाभागकथितेनतवाऽनघ ॥ ४५ ॥ शोकस्तुवर्धतेविप्रश्रुतेनानेनसुव्रत ॥ ऋषिरुवाच ॥ अशस्तंनैवगृह्णामिशस्तमेवप्रयच्छमे ॥४६॥ द्रव्यस्याऽऽगमनंराजन्कथयस्वयथातथम् ॥ राजोवाच॥ मयादेवीतुसाभार्याविक्रीताकोटिसम्मितैः ॥ ४७ ॥ निष्कैःपुत्रोरोहिताख्योविक्रीतोर्बुदसंख्यया ॥ विप्रैकादशकोटचस्त्वंसुवर्णस्यगृहाणमे ॥ ४८ ॥ सूतउवाच ॥ तद्वित्तंस्वल्पमालक्ष्यदारविक्रयसंभवम् ॥ शोकाभिभूतंराजानंकुपितःकौशिकोऽब्रवीत् ॥ ४९ ॥ ऋषिरुवाच ॥ राजसूयस्ययज्ञस्यनैषाभवतिदक्षिणा ॥ अन्यदुत्पादयक्षिप्रंसंपूर्णायेनसाभवेत् ॥ ५० ॥ क्षत्रबंधोममेमांत्वंसदृशीयदिदक्षिणाम् ॥ मन्यसेतर्हितत्क्षिप्रंपश्यत्वंमेपरंबलम् ॥ ५१ ॥ तपसोऽस्यसुतप्तस्यब्राह्मणस्याऽमलस्यच ॥ मत्प्रभावस्यचोग्रस्यशुद्धस्याऽध्ययनस्यच ॥ ५२ ॥ राजोवाच ॥ अन्यद्दास्याभिगवन्कालःकश्चित्प्रतीक्ष्यताम् ॥ अधुनैवाऽस्तिविक्रीतापत्नीपुत्रश्चबालकः ॥ ५३ ॥

माधवीको करोड स्वर्ण मुद्रामें बेचा है॥ ४७ ॥ और पुत्र रोहितको दशकरोड स्वर्णमुद्रामें बेचा है अतएव यह ग्यारहकरोड सुवर्णमुद्रा आप मुझसे लीजिये॥ ४८ ॥सूतजीने कहा भार्या और पुत्रको बेचकर जो धन संचित किया था वह धन अत्यन्त सामान्य था और राजाकोभी शोकसे अत्यन्त अभिभूत देखकर कौशिक रोषयुक्त हो कहने लगे॥ ४९ ॥हे राजन्।राजसूययज्ञकी दक्षिणा इतनी सामान्य नहीं होसक्ती अतएव जिससे वह दक्षिणा पूर्ण हो इसके उपयोगी अन्य धन संग्रह कीजिये॥ ५० ॥हे क्षत्रियाधम।यदि इस दक्षिणाकोही मेरे समान जानते हो तो पहले मेरी भलीभाँति अनुष्ठित तपस्या अमल ब्रह्मण्य उग्र प्रभाव और शुद्ध अध्ययनका विपुल बल शीघ्र अवलोकन कीजिये इसके उपरान्त दक्षिणा देना॥ ५१ ॥ ५२ ॥हरिश्चन्द्रने कहा हे भगवन्।केवल इस पत्नी और बालकको बेचा हैं इस कारण आप कुछ कालतक

प्रतीक्षा कीजिये मै और भी धनसंग्रह करके आपको देता हूं ॥५३ ॥ विश्वामित्रने कहा हे नराधिप ! दिनका जो चौथा भाग शेष है मैं केवल इसकोही प्रतीक्षा करूंगा इसके उपरान्त फिर मुझको कुछ उत्तर न देसकोगे ॥५४॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां द्वाविंशोऽध्यायः ॥२२॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! इसके उपरान्त महर्षि विश्वामित्र अत्यन्त कुपित हो उस दीन धर्मनिष्ठ राजाका इस प्रकार निर्दय और निष्ठुर वचनोंसे तिरस्कार कर वह एकादश कोटि परिमित सुवर्ण लेकर चले गये॥१॥उन ऋषियोंके चलेजानेपर फिर राजा हरिश्चन्द्र शोकाकुल हो वारंवार लम्बे और उष्ण श्वास छोडते छोडते अधोमुख होकर ऊंचेस्वरसे कहने लगे॥२॥मैं अत्यन्त दुःख और क्लेशभोगसे प्रेतरूप हुआ हूं तथापि धनसे मुझको मोल लेनेपर जो उपकार करै वह शीघ्र सूर्यास्तसे पहले मेरा उचित मूल्य स्थिर करै॥३॥इसके उपरान्त धर्म निर्दय चांडालका रूप धारणकर हरिश्चन्द्रकी परीक्षा करनेके लिये शीघ्र उस स्थानमे आये उस अधम पुरुषका शरीर कृष्णवर्ण देखनेमें अत्यन्त भयानकउदर लम्बा दांतविशाल और मुखमंडल श्मश्रुपूर्ण हाथमें जर्जर बाँसका दंड गलेमें शवास्थिमाला विराजमान और वक्षस्थल अत्यन्त विकृतभावयुक्त था ॥ ४॥५॥चांडालने कहा मुझको भृत्यका अत्यन्त प्रयोजन है अतएव मैं तुमको दासत्वमे ग्रहण करूंगा तुम्हारा क्या मूल्य देना होगा वह अतिशीघ्र प्रकाश करके कहो॥६॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! अत्यन्त दयाहीन क्रूरलोचन अतिदुष्टस्वभाव उस चांडालके ऐसे वचन कहनेपर फिर राजा हरिश्चन्द्र उसकी ऐसी आकृति देखकर विस्मित हो कहनेलगे कि,तुम कौन हो॥७॥चांडालने कहा कि हे नृपवर! मै प्रवीरनामक विख्यात चांडाल हूं तुमको सर्वदा मेरीआज्ञामें रहकरमृतकमनुष्यका वस्त्र ग्रहण करना होगा॥८॥तब राजाने उसकेऐसे वचन सुनकर कहा ब्राह्मण अथवा क्षत्री मुझकोग्रहण करैंयहीमेरी

विश्वामित्रउवाच ॥चतुर्भागःस्थितोयोयंदिवसस्यनराधिप॥एषएवप्रतीक्ष्योमेवक्तव्यंनोत्तरंत्वया ॥५४॥ इतिश्रीदे०महा० स०द्वाविंशोऽध्यायः॥२२॥ व्यासउवाच ॥तमेवमुक्त्वाराजानंनिर्घृणंनिष्ठुरंवचः॥ तदादायधनंपूर्णंकुपितःकौशिकोययौ ॥१॥विश्वामित्रेगतेराजाततःशोकमुपागतः ॥श्वासोच्छ्वासंमुहुःकृत्वाप्रोवाचोच्चैरधोमुखः॥२॥ वित्तक्रीतेनयस्यार्तिर्मयाप्रेतेनगच्छति॥सब्रवीतुत्वरायुक्तोयामेतिष्ठतिभास्करः ॥३॥ अथाजगामत्वरितोधर्मश्चांडालरूपधृक्॥दुर्गंधोविकृतोरस्कःश्मश्रुलोदंतुरोऽघृणी॥४॥कृष्णोलंबोदरःस्निग्धःकरालःपुरुषाधमः ॥ हस्तजर्जरयष्टिश्चशवमाल्यैरलंकृतः॥५॥ चांडालउवाच ॥ अहंगृह्णामिदासत्वेभृत्यार्थःसुमहान्मम ॥ क्षिप्रमाचक्ष्वमौल्यंकिमेतत्तेसंप्रदीयते॥६॥व्यासउवाच ॥ तंतादृशमथाऽऽलक्ष्यक्रूरदृष्टिंसुनिर्घृणम् ॥ वदंतमतिदुःशीलंकस्त्वमित्याहपार्थिवः॥७॥चांडालउवाच॥चांडालोऽहमिहख्यातःप्रवीरेति नृपोत्तम ॥ शासनेसर्वदातिष्ठमृतचैलापहारकः ॥ ८ ॥ एवमुक्तस्तदाराजावचनंचेदमब्रवीत् ॥ ब्राह्मणःक्षत्रियोवापिगृह्णात्वितिमतिर्मम ॥९॥

इच्छा है ॥ ९ ॥ देखो पण्डितोने कहा है कि उत्तमका धर्म उत्तम,मध्यमका धर्म मध्यम और अधमका धर्म अधम है.इसकारण तुम अधम हो और मैं उत्तम हूं तुम्हारे घरमें मेरा धर्म कर्म नहीं चलसक्ता॥ १०॥चांडालने कहा हे नृपसत्तम ! यदि यही आपका आन्तरिक अभिप्राय था तो जो कोई "ब्राह्मण मुझको ग्रहण करै"यही बात तुमको कहनी उचित थी,परन्तु प्रकारान्तरमें मिथ्या कहकर तुमने अधर्म किया तो किया फिर किसलिये आपने विचार न करके केवल मेरे सामने इस बातका उल्लेख किया था ? ॥ ११ ॥ जो हो, जो मनुष्य प्रथम विचारकर अपना अभिप्राय प्रकाश करता है, वही पुरुष अभीष्ट प्राप्त करता है.परन्तु हे अनघ! आपने विचार न करके सामान्य वार्त्ता कही ॥ १२ ॥ यदि आपकी वह बात सत्य है तो आप मेरेही गृहीत हुए इसमें सन्देह नहीं हरिश्चन्द्रने कहा जो नरा

उत्तमस्योत्तमोधर्मोमध्यमस्यचमध्यमः ॥ अधमस्याधमश्चैवइतिप्राहुर्मनीषिणः ॥ १० ॥ ॥ चांडालउवाच ॥ ॥ एवमेवत्वयाधर्मः कथितोनृपसत्तम ॥ अविचार्यत्वयाराजन्नधुनोक्तंममाऽग्रतः ॥ ११ ॥ विचारयित्वायोब्रूतेसोऽभीष्टंलभतेनरः ॥ सामान्यमेवतत्प्रोक्तम विचार्यत्वयानघ ॥ १२ ॥ यदिसत्यंप्रमाणंतेगृहीतोसिनसंशयः ॥ हरिश्चंद्रउवाच ॥ असत्यान्नरकेगच्छेत्सद्यःक्रूरेनराधमः ॥ १३ ॥ ततश्चांडालतासाध्वीनवरामेह्यसत्यता ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ ॥ तस्यैवंवदतःप्राप्तोविश्वामित्रस्तपोनिधिः ॥ १४ ॥ क्रोधामर्षविवृत्ताक्षःप्राहचेदंनराधिपम् ॥ चांडालोऽयंमनस्थंतेदातुंवित्तमुपस्थितः ॥ १५ ॥ कस्मान्नदीयतेमह्यमशेषायज्ञदक्षिणा ॥ राजोवाच ॥ भगवन्सूर्यवंशोत्थमात्मानंवेद्मिकौशिक ॥ १६ ॥ कथंचांडालदासत्वंगमिष्येवित्तकामतः ॥ ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ यदिचांडालवित्तं त्वमात्मविक्रयजंमम ॥ १७ ॥

धम असत्य व्यवहार करता है वह शीघ्र भयंकर नरकमें जाता है ॥ १३ ॥ इसकारण असत्य व्यवहारकी अपेक्षा मुझे चांडालपना श्रेष्ठ है.व्यासजीने कहा कि, हे महाराज ! राजा यह बात कहही रहे थे कि, इसीसमय तपोधन विश्वामित्रजी उस स्थानमे आये ॥ १४ ॥ वह क्रोध और अमर्षके वश हो घूर्णित नेत्र कर राजासे बोले कि, यह चांडाल तुम्हारी इच्छानुसार धन देनेको उपस्थित है ॥ १५ ॥ तब किसलिये अब मुझको यज्ञकी शेष दक्षिणा नहीं देते ? हरिश्चन्द्र बोले कि, हे कौशिक ! कोई विषय आपसे छिपा नहीं है मेरा यह देह सूर्यवंशसे उत्पन्न हुआ है ॥ १६॥ इसकारण धनकी इच्छासे किसप्रकार चांडा

लका दास होना स्वीकार करूं विश्वामित्रने कहा कि, यदि चांडालार्थ अपनेको बेचकर मुझको ॥ १७ ॥ धन न दोगे तो निश्चय जानो कि,मैं तुमको अभी शाप देदूंगा चांडालसे हो अथवा ब्राह्मणसे हो मेरी दक्षिणाका धन अभी दो.क्योंकि चांडालके अतिरिक्त और कोई धन देवेवाला यहां नहीं है.परन्तु हे राजन् ! विना धन लिये नहीं जाऊंगा ॥१८॥१९॥ हे नरपते ! यदि इससमय पहले कहाहुआ धन नहीं दोगे तो दिनकी आधी घडी शेष रहतेमैं तुमको कोपानलमें भस्म करूंगा॥२०॥व्यासजीने कहा हे महाराज ! राजा हरिश्चन्द्र विश्वामित्रके ऐसे वचन सुनकर मृतकके समान होगये.फिर भयसे व्याकुल हो प्रसन्न हूजिये.इस प्रकार कहकर ऋषिके दोनों चरणोंको पकडलिया ॥२१॥ हरिश्चन्द्रने कहा हे विप्रर्षे ! मैं दीन और अत्यन्त कातर हुआ हूं और विशेष करके मैं आपका भक्त दास हूं

नप्रदास्यसिचेत्त्वांहिंशप्स्यामित्वामसंशयम् ॥ चांडालादथवाविप्राद्देहिमेदक्षिणाधनम् ॥ १८ ॥ विनाचांडालमधुनाऽऽन्यःकश्चिद्धनप्रदः॥ धनेनाऽहंविनाराजन्नयास्यामिनसंशयः ॥ १९ ॥ इदानीमेवमेवित्तंनप्रदास्यसिचेन्नृप ॥ दिनेऽर्धघटिकाशेषेतत्त्वांशापाग्निनादहे ॥ २० ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ हरिश्चंद्रस्ततोराजामृतवच्छ्रितजीवतः ॥ प्रसीदेतिवदन्पादौऋषेर्जग्राहविह्वलः ॥ २१ ॥ हरिश्चंद्रउवाच ॥ दासोऽस्म्यार्तोऽस्मिदीनोऽस्मित्वद्भक्तश्चविशेषतः ॥ प्रसादंकुरुविप्रर्षेकष्टश्चांडालसंकरः ॥ २२ ॥ भवेयंवित्तशेषेणतवकर्मकरोवशः ॥ तवैवमुनिशार्दूलप्रेष्यश्चित्तानुवर्तकः ॥२३॥ विश्वामित्रउवाच ॥ एवमस्तुमहाराजममैवभवकिंकरः ॥ किंतुमद्वचनंकार्यंसर्वदैवनराधिप ॥ २४ ॥ व्यासउवाच ॥ एवमुक्तेऽथवचनेराजाहर्षसमन्वितः ॥ अमन्यतपुनर्जातमात्मानंप्राहकौशिकम् ॥२५॥ तवादेशंकरिष्यामिसदैवाऽहंनसंशयः॥ आदेशयद्विजश्रेष्ठकिंकरोमितवाऽनघ ॥ २६ ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ चांडालागच्छमद्दासमौल्यंकिंमेप्रयच्छसि ॥ गृहाणदासंमौल्येनमयादत्तंतवाधुना२७

इसकारण आप प्रसन्न होकर मुझको क्लेश कर चांडालके सहवाससे छुडाइये ॥ २२ ॥ हे मुनिवर शेष धनके बदलेमें मैं आपका कार्य करूंगा अधिक क्या मै आपका आज्ञानुवर्ती सेवक होकर आपके चित्तका अनुगामी हूंगा॥२३॥विश्वामित्रने कहा हे महाराज ! तो तुम मेरे किंकर हुए हे नराधिप ! इससमय सर्वदाही तुमको मेरे वचन प्रतिपालन करने होंगे॥२४॥व्यासजीने कहा हे महाराज ! विश्वामित्रके यह वचन कहनेपर राजा अत्यन्त हर्षसे अपना पुनर्जन्म जान कौशिकसे कहने लगे ॥२५॥ मैं सदा आपकी आज्ञा पालन करूंगा इससमय आपका क्या कार्य साधन करूं सो कहिये ॥२६॥ तब विश्वामित्र चांडालको बुलाकर

सदा इस प्रकारकी चिन्ता करते अत्यन्त दुरअवस्थाको प्राप्त हुए सौग्रन्थीकी एक पुराणे वस्त्रकी कंथा पहरे थे ॥३०॥ मुख बाहु उदर चरण सब अंग भस्म
और धूलिसे व्याप्त थे अनेकविध वसा मेद मज्जासे पैरकी अंगुलिमें लिप्त होनेसे श्वास लेते ॥ ३१ ॥ अनेक जातिवाले मृतकोंके निमित्त जो अन्न पक होता है
उसीसे क्षुधा निवृत्त करते उनकी माला शिरमें धरते ॥३२॥ रात्रि अथवा दिनमें नहीं सोते केवल हाय ! हाय ! शब्द करके सदा लम्बे श्वास छोडते इसप्रकार
उन्होंने सौ वर्षके समान बारह महीने बिताये ॥३३॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥ सूतजीने कहा इधर
कुमार रोहिताश्व एक दिन काशीके कुछेकदूर खेलनेके लिये बालकोंके सहित बाहर निकला ॥१॥प्रथम बालकोंके संग खेला इसके उपरान्त अग्रभागयुक्त समूल

इत्येवंचिंतयन्राजाऽन्यवस्थांदुस्तरांगतः ॥ जीर्णैकपटसुग्रंथिकृतकंथापरिग्रहः ॥ ३० ॥ चिताभस्मरजोलिप्तमुखबाहूदरांघ्रिकः ॥ नानामेदो
वसामज्जालिप्तपाण्यंगुलिःश्वसन् ॥ ३१ ॥ नानाशवौदनकृतक्षुन्निवृत्तिपरायणः ॥ तदीयमाल्यसंश्लेषकृतमस्तकमंडलः ॥ ३२ ॥ नरात्रौनदि
वाशेतेहाहेतिप्रवदन्मुहुः ॥ एवंद्वादशमासास्तुनीतावर्षशतोपमाः ॥३३॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेचतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥
सूतउवाच ॥ एकदातुगतोरंतुंबालकैःसहितोबहिः ॥ वाराणस्यानातिदूरेरोहिताख्यःकुमारकः ॥१॥ क्रीडांकृत्वाततोदर्भान्ग्रहीतुमुपचक्रमे ॥
कोमलानल्पमूलांश्चसाग्रांश्छक्त्यनुसारतः ॥ २ ॥ आर्यप्रीत्यर्थमित्युक्ताहस्तयुग्मेनयत्नतः ॥ सलक्षणाश्चसमिधोबर्हिरिध्मंसलक्षणम् ॥ ३ ॥
पलाशकाष्ठान्यादायत्वग्निहोमार्थमादरात् ॥ मस्तकेभारकंकृत्वाखिद्यमानःपदेपदे ॥ ४ ॥ उदकस्थानमासाद्यतदाबालस्तृषान्वितः ॥ भुवि
भारंविनिक्षिप्यजलस्थानेतदाशिशुः ॥ ५ ॥ कामतःसलिलंपीत्वाविश्रम्यचमुहूर्तकम् ॥ वल्मीकोपरिविन्यस्तभारोहर्तुंप्रचक्रमे ॥ ६ ॥

कोमल कुशाओं और समिधोंको अपनी शक्तिके अनुसार ग्रहण करने लगा॥ २॥बालकोंके यह कारण पूछनेपर रोहिताश्वने समान अवस्थावाले मित्रोंसे कहा मेरे
प्रभु ब्राह्मण हैं उनकी ही प्रसन्नताके लिये यह ग्रहण किये है, उनसे यह बात कह यज्ञीय लक्षणवाली समिध अनलसंदीपक काष्ठ दोनो हाथोसे मन्त्रसहित
संग्रह करने लगा ॥३॥ फिर अग्निमें होम करनेके लिये लाया हुआ पलाशकाष्ठ और पूर्वोक्त द्रव्य सम्पूर्ण एकत्रकर उस भारको यत्नसहित मस्तकपर उठालिया
परन्तु प्रत्येक पदमें पीडित होनेलगा ॥ ४ ॥ तब वह बालक प्याससे दुःखित हो जलके निकट स्थानमें जाय पृथ्वीपर भार डाल जल पान करनेकेलिये
जलाशयमे उतरा ॥५॥ वहां इच्छानुसार जलपान कर मुहूर्तभर विश्रामके उपरान्त ज्योंहीं बॅबईके ऊपर उस भारको रखकर फिर मस्तकपर उठानेके लिये

उसका उद्योग किया ॥ ६ ॥ कि उसीसमय विश्वामित्रकी आज्ञासे प्राणियोंको भयावह अत्यन्त घोर दर्शन महाविप महाकाय एक कृष्णवर्ण सर्प उस बँवईसे
अकस्मात् बाहर निकला ॥ ७ ॥ उस सर्पने निकतेही बालकको डसलिया उस बालकने पृथ्वीपर गिरकर तत्काल प्राण त्याग किया.उसके मित्रभी रोहिताश्व
को मराहुवा देखकर ब्राह्मणके घर गये ॥८॥ फिर बालक भयसे उद्विग्न हो शीघ्र उसकी माताके निकट उपस्थित हो कहनेलगे हे विप्रदासी ! तेरा पुत्र हमारे
साथ खेलनेको बाहर गया था ॥९॥ परन्तु अकस्मात् उस स्थानमें कालसर्पके काटनेसे मरगया. रोहिताश्वकी माता गिरेहुए वज्रके समान ॥ १० ॥ कठोर
वचन सुनतेही जडकटे हुए केलेके समान पृथ्वीपर गिरपडी, उसी समय ब्राह्मणने अतिरुष्ट हो उसके मुखपर जलसेचन किया ॥ ११ ॥ फिर उसके क्षणकालमें

विश्वामित्राज्ञयातावत्कृष्णसर्पोभयावहः॥महाविपोमहाघोरोवल्मीकान्निर्गतस्तदा ॥ ७ ॥ तेनाऽसौबालकोदष्टस्तत्रैवचपपातह ॥ रोहिताख्यं
मृतंदृष्ट्वाययुर्बालाद्विजालयम् ॥ ८ ॥ त्वरिताभयसंविग्नाःप्रोचुस्तन्मातुरग्रतः ॥ हेविप्रदासितेपुत्रःक्रीडांकर्तुंबहिर्गतः ॥९॥ अस्माभिःसहित
स्तत्रसर्पदष्टोमृतस्ततः॥इतिसातद्वचःश्रुत्वावज्रपातोपमंतदा ॥ १० ॥ पपातमूर्च्छिताभूमौछिन्नेवकदलीयथा ॥ अथतांब्राह्मणोरुष्टःपानीयेना
ऽभ्यपिंचत॥११॥ मुहूर्ताचेतनांप्राप्ताब्राह्मणस्तामथाब्रवीत् ॥ ब्राह्मणउवाच॥अलक्ष्मीकारकंनिंद्यंजानतीत्वंनिशामुखे ॥१२॥ रोदनंकुरुषेदुष्टे
लज्जातेहृदयेनकिम् ॥ ब्राह्मणेनैवमुक्तासानकिंचिद्वाक्यमब्रवीत् ॥ १३ ॥ रुरोदकरुणंदीनापुत्रशोकेनपीडिता ॥ अश्रुपूर्णमुखीदीनाधूसरामु
क्तमूर्द्धजा ॥ १४ ॥ अथतांकुपितोविप्रोराजपत्नीमभाषत॥धिक्त्वांदुष्टेकयंगृह्यममकार्यंविलुंपसि॥१५॥अशक्ताचेत्कथंतर्हिगृहीतंममतद्धनम् ॥
एवंनिर्भर्त्सितातेनक्रूरवाक्यैःपुनःपुनः ॥ १६ ॥

चेतना प्राप्त करनेपर ब्राह्मणने क्रोधित होकर उससे कहा ब्राह्मण बोला हे दुष्टे ! रात्रिमें रोना अत्यन्त निन्दनीय है क्योंकि इससेअलक्ष्मीका आविर्भाव होता
है ॥ १२ ॥ यह जानकर भी तू क्यों रोदन करती है तेरे हृदयमें क्या कुछभी लज्जा नहीं है ! ब्राह्मणके इसप्रकार कहनेपरभी उसने उनको कुछ
उत्तर न दिया ॥ १३ ॥ वरन् पुत्रशोकसे अत्यन्त कातर हो करुणास्वरसे रोदन करने लगी तिसकाल उसका शरीर धूलिमें बुसा हुआ बाल बिखर गये
और मुख नेत्रोंके जलसे भीग गया वह शोकसे वारंवार कातर हो करुणास्वरसे रोदन करने लगी ॥ १४ ॥ तब उस ब्राह्मणने
क्रोधित होकर उस राजपत्नीसे कहा कि रे दुष्टे ! तुझको धिक्कार है मैं तुझे मूल्य देकर मोल लाया हूं तौभि तू मेरे कार्यमें हानि करती है ॥ १५ ॥ यदि तू मेरा

कार्य न कर सकी तो क्यों व्यर्थ मेरा धन ग्रहण किया उस ब्राह्मणके वारंवार इस प्रकार निष्ठुर वचनोंसे तिरस्कार करनेपर ॥१६॥ उसने करुणा स्वरसे रोदन करते गद्गद हो ब्राह्मणसे कहा हे स्वामिन् ! मेरा बालक पुत्र सर्पके काटनेसे मरगया है॥१७॥हे सुव्रत ! मैं उसको फिर न देखसकूंगी अतएव मैं उस बालक पुत्रको देखनेके लिये जाऊंगी आप कृपा करके शीघ्र मुझको आज्ञा दीजिये॥१८॥यह बात कहकर वह बाला फिर करुणास्वरसे रोदन करने लगी, ब्राह्मणभी महाक्रोधित हो फिर राजपत्नीसे कहनेलगा॥१९॥ ब्राह्मण बोले हे शठे! तेरा आचरण अत्यन्त दूषणीय है, किससे पातक होता है उसको नहीं जानती जो मनुष्य प्रभुका धन ग्रहण कर उसका कार्य नहीं करता है॥२०॥वह घोर रौरव नरकमें पडता है वह अल्पकाल नरकमें वासकर फिर मुरगेकी योनिको प्राप्त होता है ॥२१॥अथवा

रुदिताकारणंप्राहविप्रंगद्गदयागिरा ॥ स्वामिन्ममसुतोबालःसर्पदष्टोमृतोबहिः ॥ १७ ॥ अनुज्ञांमेप्रयच्छस्वद्रष्टुंयास्यामिबालकम् ॥ दुर्लभं दर्शनंतेनसंजातंममसुव्रत ॥ १८ ॥ इत्युक्त्वाकरुणंबालापुनरेवरुरोदह॥पुनस्तांकुपितोविप्रोराजपत्नीमभाषत ॥ १९ ॥ ब्राह्मणउवाच ॥ शठे दुष्टसमाचारेकिंनजानासिपातकम् ॥ यःस्वामिवेतनंगृह्यतस्यकार्यंविलुम्पति ॥ २० ॥ नरकेपच्यतेसोऽथमहारौरवपूर्वके ॥ उषित्वानरकेक ल्पंततोऽसौकुक्कुटोभवेत् ॥ २१ ॥ किमनेनाऽथवाकार्यंधर्मसंकीर्तनेनमे॥यस्तुपापरतोमूर्खःक्रूरोनीचोऽनृतःशठः॥२२॥तद्वाक्यंनिष्फलंतस्मि न्भवेद्बीजमिवोषरे ॥ एहितेविद्यतेकिंचित्परलोकभयंयदि ॥ २३ ॥ एवमुक्ताथसाविप्रंवेपमानाब्रवीद्वचः॥कारुण्यंकुरुमेनाथप्रसीदसुमुखोभव ॥२४॥प्रस्थापयमुहूर्तंमांयावद्द्रक्ष्यामिबालकम् ॥ एवमुक्त्वाऽथसामूर्ध्नानिपत्यद्विजपादयोः ॥ २५ ॥ रुरोदकरुणंबालापुत्रशोकेनपीडिता ॥ अथाहकुपितोविप्रःक्रोधसंरक्तलोचनः॥२६॥विप्रउवाच॥किंतेपुत्रेणमेकार्यंगृहकर्मकुरुष्वमे॥किंनजानासिमेक्रोधंकशाघातफलप्रदम् ॥ २७ ॥

इस धर्मशास्त्रके उपदेश देनेका मेरा कुछ प्रयोजन नहीं है क्योंकि जो मनुष्य मूर्ख, क्रूर, नीच, शठ और मिथ्यावादी तथा पापकार्यमें रत है ॥ २२॥ उससे इस प्रकारके वचन कहने ऊषरभूमिमें बीज बोनेके समान निष्फल हैं अतएव यदि तुमको परलोकका भय हो तो इस समय आनकर घरका कार्य करो॥ २३ ॥ वह यह सुनकर कंपित हो ब्राह्मणसे बोली कि हे प्रभो ! आप प्रसन्न हूजिये और दासीके ऊपर प्रसन्न होकर कृपा प्रकाश कीजिये॥२४॥मैं एकवार उस मृतक बालकको देखने जाऊंगी अतएव आप मुहूर्तकालके लिये मुझको भेजदीजिये, वह बाला पुत्रशोकसे ऐसी कातर होगई थी कि यह बात कह ब्राह्मणके पैरोंमें मस्तक रख ॥२५॥करुणास्वरसे रोदन करने लगी तब वह कुपित विप्र क्रोधसे लाल२नेत्रकर उससे कहनेलगा ॥ २६ ॥ ब्राह्मण बोले तेरे पुत्रसे मेरा क्या प्रयोजन

सिद्ध होगा?मेरे क्रोधको क्या तू नहीं जानती?मेरा कशाघात क्या तू भूलगई अतएव शीघ्र मेरे गृहकार्यमें तत्पर हो ॥ २७ ॥ उसके इस प्रकारके वचन सुनकर
राजमहिषी धैर्य अवलम्बन कर गृहकार्य करने लगी उस ब्राह्मणके पैर दवाते२ राजपत्नीको आधी रात बीतगई ॥ २८ ॥ उस कार्यके समाप्त होनेपर ब्राह्मणने
उससे कहा अब तू पुत्रके निकट जा परन्तु उसका दाहादिकार्य सम्पादनकर शीघ्र इस स्थानमें आ ॥ २९ ॥ देखो ! मेरे प्रातःकालके गृहकार्यमें कुछ हानि
न हो, परन्तु राजपत्नी उसकी आज्ञा पाय अकेली विलाप करते २ रात्रिकालके समय पुत्रके समीप गई ॥ ३० ॥ क्रमानुसार काशीके बहिर्भागमें उपस्थित
होकर देखा कि उसका पुत्र दरिद्रके समान पृथ्वीमें काष्ठ और तृणके ऊपर पडा है अपने पुत्रको मृतक अवस्थामें देखकर वह दीन राजमहिषी यूथभ्रष्ट मृगी और

एवमुक्तास्थिताधैर्याद्गृहकर्मचकारह ॥ अर्धरात्रोगतस्तस्याःपादाभ्यंगादिकर्मणा ॥२८॥ ब्राह्मणेनाऽथसाप्रोक्तापुत्रपार्श्वंव्रजाऽधुना ॥ तस्यदा
हादिंकंकृत्वापुनरागच्छसत्वरम् ॥२९॥ नलुप्येतयथाप्रातर्गृहकर्ममममेतिच ॥ ततस्त्वेकाकिनीरात्रौविलपंतीजगामह ॥३०॥ दृष्ट्वामृतंनिजंपुत्रं
भृशंशोकेनपीडिता ॥ यूथभ्रष्टाकुरंगीवविवत्सासौरभीयथा ॥ ३१ ॥ वाराणस्याबहिर्गत्वाक्षणाद्दृष्ट्वानिजंसुतम् ॥ शयानंरंकवद्भूमौकाष्ठदर्भ
तृणोपरि ॥ ३२ ॥ विललापाऽतिदुःखार्ताशब्दंकृत्वासुनिष्ठुरम् ॥ एहिमेसंमुखंकस्माद्रोषितोऽसिवदाऽधुना ॥ ३३ ॥ आयास्यभिमुखोनित्य
मंबेत्युक्त्वापुनःपुनः ॥ गत्वास्खलत्पदातस्यपपातोपरिमूर्च्छिता ॥ ३४ ॥ पुनःसाचेतनांप्राप्यदोर्भ्यामालिंग्यबालकम् ॥ तन्मुखेवदनंन्य
स्यरुरोदाऽऽर्तस्वनैस्तदा ॥ ३५ ॥ कराभ्यांताडनंचक्रेमस्तकस्योदरस्यच ॥ हाबालहाशिशोवत्सहाकुमारकसुंदर ॥ ३६ ॥

वत्सहीन गायके समान शोकातुर हुई ॥३१॥ ३२॥ तब राजपत्नी माधवी अत्यन्त दुःखित हो अति कातरस्वरसे इसप्रकार रुदन करनेलगी हा पुत्र ! तुम एक
वार मेरे सन्मुख आओ किस कारणसे तुमको क्रोध हुआ सो मुझसे कहो ॥३३॥ हा वत्स ! तुम जो वारंवार मा मा कहकर सदा मेरे पास आते तो इस समय
क्यों नहीं आते यह बात कहते २ डगमगाते पैरोंसे जाय मूर्च्छित हो उसके ऊपर गिरपडी ॥ ३४ ॥ फिर वह चैतन्यताको प्राप्तहोकर दोनों हाथोंसे पुत्रको
आलिंगनकर उसका मुख चूम कातरस्वरसे रोनेलगी ॥ ३५ ॥ हा पुत्र ! हा वत्स ! हा कुमार ! हा सुन्दर इस प्रकार कहकर रुदन और मस्तक

तथा वक्षःस्थलमें कराघात करनेलगी ॥ ३६ ॥ हे राजन् ! तुम कहां हो ? तुम जिस अपने पुत्रको प्राणोंकी अपेक्षा भी अधिक जानते थे तुम्हारा वही पुत्र आज मृतक अवस्थामे पृथ्वीपर पडा है एकवार आनकर देखो ॥ ३७ ॥ ज्ञात होता है कि पुत्र अभी जीवित है यह विचारकर उसका मुख देखने लगी, परन्तु जब उसका वदन निर्जीव जाना तब तत्काल फिर मूर्च्छित होगई ॥ ३८ ॥ फिर शीघ्रही संज्ञाको प्राप्तहोकरदोनों हाथोंसे उसका वदन ग्रहण कर उससे कहने लगी, हे वत्स ! निद्रात्यागनकर शीघ्रही जागरित होजाओ अब भीषण ॥ ३९ ॥ रात्रि उपस्थित है इस समय शतशत शिवाका घोर शब्द सुनाई आता है इस समय क्या भूत क्या प्रेत पिशाच और डाकनियोंके यूथके यूथ हूँहूँकार शब्द करतेहुए भ्रमण करते है ॥ ४० ॥ तुम्हारे मित्र सूर्य अस्त होतेही चलेगये तुम क्यों इस समय अ

हाराजन्क्कगतोऽसित्वंपश्येमंबालकंनिजम् ॥ प्राणेभ्योऽपिगरीयांसंभूतलेपतितंमृतम् ॥ ३७ ॥ तथाऽपश्यन्मुखंतस्यभूयोजीवितशंकया ॥ निर्जीववदनंज्ञात्वामूर्च्छितानिपपातह ॥ ३८ ॥ हस्तेनवदनंगृह्यपुनरेवमभाषत ॥ शयनंत्यजहेबालशीघ्रंजागृहिभीषणम् ॥ ३९ ॥ निशार्धवर्धतेचेदंशिवाशतनिनादितम् ॥ भूतप्रेतपिशाचादिडाकिनीयूथनादितम् ॥ ४० ॥ मित्राणितेगतान्यस्तात्वमेकस्तुकुतःस्थितः ॥ सूतउवाच ॥ एवमुक्त्वापुनस्तन्वीकरुणंप्ररुरोदह ॥ ४१ ॥ हाशिशोबालहावत्सरोहिताख्यकुमारक॥ रेपुत्रप्रतिशब्दंमेकस्मात्त्वंनप्रयच्छसि ॥ ४२ ॥ तवाऽहंजननीवत्सकिंनजानासिपश्यमाम्॥देशत्यागाद्राज्यनाशात्पुत्रभर्त्रास्वविक्रयात्॥ ४३॥यद्दासीत्वाच्चजीवामित्वांदृष्ट्वापुत्रकेवलम्॥ तेजन्मसमयेविप्रैरादिष्टंयत्त्वनागतम् ॥ ४४ ॥ दीर्घायुःपृथिवीराजःपुत्रपौत्रसमन्वितः ॥ शौर्यदानरतिःसत्त्वोगुरुदेवद्विजार्चकः ॥ ४५ ॥

केले इस स्थानमें रहगये हो सूतजीने कहा यह कह वह कृशांगी राजमहिषी फिर करुणा स्वरसे रोदन करने लगी ॥ ४१ ॥ हा शिशो! हा बाल! हा रोहिताश्व हा वत्स! हा कुमार! हा पुत्र! तुम क्यों मुझको उत्तर नहीं देते ॥ ४२ ॥ हे वत्स ! मै तुम्हारी जननी हूं यह तुम क्या नहीं जानते, एकवार मेरी ओर देखो हे पुत्र! मैं राज्यसे च्युत और अपने देशसे निकल आई हूं मेरे स्वामीने भी अपनादेह पर्यन्त बेंच डाला है ॥ ४३ ॥ मै स्वयं दासी होगई हूं ऐसी अवस्था में कौन प्राणी जीवन धारण करनेमें समर्थ होगा केवल तुम्हारा मुख देखकरही जीवित रहती थी तुम्हारे जन्म कालके समय ब्राह्मणोंने जो भविष्यत् वचन कहे थे अब तो वह कुछभी दिखाई नहीं देते ॥ ४४ ॥ उन्होंने कहा था कि यह बालक शूरवीर दीर्घायु दाता और देव ब्राह्मण तथा गुरुजनोंकी पूजामें तत्पर होगा अधिक क्या भूमंडलका एकमात्र अधीश्वर

मातापित्रोस्तुप्रियकृत्सत्यवादीजितेंद्रियः ॥ इत्यादिसकलंजातमसत्यमधुनासुत॥४६॥चक्रमत्स्यावातपत्रश्रीवत्सस्वस्तिकध्वजाः॥ तवपाणितलेपुत्रकलशश्चामरंतथा ॥ ४७ ॥ लक्षणानितथाऽन्यानित्वद्धस्तेयानिसंतिच ॥ तानिसर्वाणिमोघानिसंजातान्यधुनासुत॥४८॥ हाराजन्पृथिवीनाथक्वतेराज्यंक्वमंत्रिणः ॥क्वतेसिंहासनंछत्रंक्वतेखड्गःक्वतद्धनम् ॥४९॥ क्वसाऽयोध्याक्वहर्म्याणिक्वगजाश्वरथप्रजाः॥ सर्वमेतत्तथापुत्रमांत्यक्त्वाक्वगतोऽसिरे ॥५०॥हाकांतहानृपाऽऽगच्छपश्येमंस्वसुतंप्रियम्॥येनतेरिंगतावक्षःकुंकुमेनाऽवलेपितम् ॥ ५१॥ स्वशरीररजःपंकैर्विशालंमलिनीकृतम् ॥ येनतेबालभावेनमृगनाभिविलेपितः॥५२॥ भ्रंशितोभालतिलकस्तवांकस्थेनभूपते ॥ यस्यवक्त्रंमृदालिप्तंस्नेहार्द्रैश्चुंबितंमया॥५३॥तन्मुखंमक्षिकालिंग्यंपश्येकीटैर्विदूषितम् ॥ हाराजन्पश्यतंपुत्रंभुविस्थंरंकवन्मृतम् ॥ ५४ ॥ हादेवकिंमयाकृत्यंकृतंपूर्वभवांतरे ॥ तस्यकर्मफलस्येहनपारमुपलक्षये ॥ ५५ ॥

होकर पुत्र और पौत्रोंके सहित राज्यसुख अनुभव करेगा॥ ४५॥यह पुत्र जितेन्द्रिय होकर मातापिताके प्रियकार्य साधन करेगा,हा पुत्र ! अब सम्पूर्ण बातेंही मिथ्या हुई ॥४६॥ हा पुत्र ! चक्र, मत्स्य, आतपत्र, श्रीवत्स, स्वस्तिक, ध्वज, कलश, और चमर इत्यादि सम्पूर्ण चिह्नही तुम्हारी हथेलीमें विद्यमान हैं हे सुत। इनके सिवाय अन्यान्य सम्पूर्ण ॥४७॥ शुभ लक्षणभी तुम्हारे पैरोंके नीचे तलुओंमें विराजमान हैं, परन्तु आज वह सभी क्या व्यर्थ होगये ॥ ४८ ॥ हा वत्स ! तुम पृथ्वीके अधीश्वर हो परन्तु तुम्हारा वह राज्य वह मंत्रीलोग,वह सिंहासन,वह छत्र, वह खड्ग, वह विपुलधन॥ ४९॥वह अयोध्यानगरी वह शोभायमान अटारियें वह गज, अश्व, रथ और वह प्रजावर्ग आज कहां है हा पुत्र ! इस समय इन सब और माताको छोडकर तुम कहां चलेगये ॥ ५० ॥ हा कान्त ! हा नाथ ! आकर इस समय अपने पुत्रको देखो जो पुत्र अतिबाल्यावस्थामे विचरण करते२कुंकुमविलेपित तुम्हारा विशाल वक्षः स्थल ॥ ५१ ॥ अपने शरीरको रजःपंकसे मलीन किया करता था हा नरनाथ ! हे भूपते ! जो पुत्र तुम्हारी गोदीमें जाकर बाल्यस्वभावके अज्ञानवशसे मृगनाभिरचित तुम्हारे ॥ ५२ ॥ माथेपरका तिलक मलदेता आज उस पुत्रकी अवस्था देखो आहा ! पहले मैं धूलिलिप्त जिसके मुखको चूमती थी ॥ ५३ ॥ आज उसी मुखपर मक्खियें बैठती हैं कीट दंशनकरते हैं हाय ! यहभी मैं अपनी आंखोंसे देखती हूं हे राजन् ! तुम्हारा वह पुत्र दारिद्रकी समान मृतकअवस्थामें भूशय्यापर शयन कररहा है तुमएकवार आनकर देखो ॥ ५४ ॥ हा देव ! मैने जन्मान्तरमे क्या कार्य किया है कि इस लोकमे उस कर्मके फलके पार पानेका उपाय नहीं देखती ॥ ५५ ॥

हा पुत्र!हा शिशो!हा वत्स ! हा कुमार!हा सुन्दर! अब कहींभी क्या तुमको नहीं देखूंगी राजमहिषी माधवी इसप्रकार अनेक प्रकारके विलाप करनेलगी नगरपाल उसके इसप्रकारसे विलापकी ध्वनि को सुनकर॥ ५६ ॥जागगये और अत्यन्त विस्मित हो शीघ्र उसके निकट जाय पूछनेलगे नगरवासी बोले कि तू कौन है यह किसका पुत्र है?तेरा पति कहां है॥ ५७॥तू अकेली निर्भय रात्रिकालके समय क्यों इस स्थानमें रोदन करती है, उनके इसप्रकार पूछनेपरभी इस कृशाङ्गी राजमहिषीने कुछ उत्तर न दिया ॥ ५८॥फिर पूछनेपरभी वह कुछ न बोली, परन्तु कुछकालोपरान्तही अत्यन्त दुःखसे कातर हो विलाप करनेलगी, शोकसे उसके दोनों नेत्रोंसे प्रबल अश्रुधारा बहनेलगी॥ ५९ ॥अनन्तर मनुष्य उसके ऊपर सन्देहकर शंकित हुए, यही क्या बरन् त्राससे उनके सब अंग रोमांचित होगये, तब वह सम्पूर्ण शस्त्र निकालकर परस्पर कहनेलगे ॥ ६० ॥ यह स्त्री जब कि कुछ उत्तर नहीं देती तो यह कभी स्त्री नहीं है,ऐसा बोध होता है कि कोई मायाविनी बालघातिनी राक्षसी

हापुत्रहाशिशोवत्सहाकुमारकसुंदर ॥ एवंतस्याविलापंतेश्रुत्वानगरपालकाः ॥५६॥ जागृतास्त्वरितास्तस्याःपार्श्वमीयुःसुविस्मिताः॥जना ऊचुः ॥ कात्वंबालश्चकस्याऽयंपतिस्तेकुत्रतिष्ठति ॥५७॥एकैवनिर्भयारात्रौकस्मात्त्वमिहरोदिषि ॥ एवमुक्ताऽथसातन्वीनकिंचिद्वाक्यमब्रवीत् ॥५८॥भूयोऽपिपृष्टासातूष्णींस्तब्धीभूताबभूवह ॥ विललापाऽतिदुःखार्ताशोकाश्रुप्लुतलोचना ॥५९॥ अथतेशंकितास्तस्यांरोमांचिततनूरुहाः ॥ संत्रस्ताःप्राहुरन्योन्यमुद्धृतायुधपाणयः॥६०॥नूनंस्त्रीनभवत्येषायतःकिंचिन्नभाषते॥तस्माद्वध्याभवेदेषायत्नतोबालघातिनी ॥६१॥ शुभाचेत्तर्हिकिंह्यत्रनिशार्धेतिष्ठतेबहिः ॥ भक्षार्थमनयानूनमानीतः कस्यचिच्छिशुः ॥६२ ॥ इत्युक्त्वातैर्गृहीतासागाढंकेशेषुसत्वरम् ॥ भुजयोरपरैश्चैवकैश्चाऽपिगलकेतथा ॥ ६३ ॥खेचरीयास्यतीत्युक्त्वाबहुभिःशस्त्रपाणिभिः ॥ आकृष्यपक्कणेनीताचांडालायसमर्पिता ॥ ६४ ॥ हे चांडालबहिर्दृष्टाह्यस्माभिर्बालघातिनी ॥ वध्यतांवध्यतामेषाशीघ्रंनीत्वाबहिःस्थले ॥ ६५ ॥चांडालःप्राहतांदृष्ट्वाज्ञातेयंलोकविश्रुता ॥ नदृष्टपूर्वाकेनाऽपिलोकडिंभान्यनेकधा ॥ ६६ ॥

होगी, इस कारण यत्नसहित इसको मारना उचित है॥ ६१ ॥यदि राक्षसी न होती तो क्यों रात्रिके समय इस नगरके बाहरी भागमें स्थिति करती यह राक्षसी किसी बालकको भक्षण करनेके निमित्त इस स्थानमे लाई है इसमें सन्देह नहीं ॥ ६२ ॥ यह बात कह उन्होंने शीघ्रही उसके केशोंको दृढरूपसे पकडकर हे राक्षसि ! कहाँ जाती है ? इसप्रकार कह किसीने उसका हाथ और किसीने उसकी गरदन पकड ली ॥ ६३ ॥ तब उन असंख्य अस्त्रधारी पुरुषोंने बलपूर्वक उसे चांडालके घर ले जाकर चांडालके हाथमें समर्पण किया ॥ ६४॥ सबने मिलकर कहा कि, हे चांडाल ! आज नगरके प्रान्तभागमें हम बालकघातिनी राक्षसी को पकडा है, अतएव तुम बाहर वधभूमिमें लेजाकर इसको शीघ्र मारो ॥ ६५ ॥ चांडालने उसके शरीरको देखकर कहा कि यह राक्षसी इसलोकमें विख्यातहै

मैं इसको पहलेसेही जानता हूं परन्तु इसको कभी कोई नहीं देखता इस मायाविनीने साधारण मनुष्योंके अनेक बालक॥६६॥भक्षण किये हैं इसके मारनेसे तुमको बहुत पुण्य होगा और इस लोकमें तुम्हारी सुकीर्ति सर्वदा विख्यात रहैगी इस समय तुम अपने २ घरोंको जाओ ॥ ६७ ॥ जो मनुष्य स्त्री बालक गौ और ब्राह्मणकी हत्या करता है जो सोना चुराता और आग लगाता है जो मनुष्योंका गमनमार्ग विलुप्त करता है जो गुरुपत्नीहरण ॥ ६८ ॥ साधुजनोंके सहित विरोध और सुरापान करता है उसके मारनेसे पुण्य होता है स्त्रीलोक अथवा ब्राह्मणभी यदि इसप्रकार पापकार्यमें लिप्तहो तोभी उसके मारनेमें कुछ दोष नहीं होता ॥६९॥अतएव इसको मारना मेरा अवश्य कर्त्तव्य है चांडालने यह बात कहकर उसको मजबूत बांध लिया और उसके बालोंको खेंचकर रस्सीसे मारने लगा ॥७०॥इसके पीछे उसने निष्ठुर वचनोंसे हरिश्चन्द्रसे कहा रे दास!इसको वध कर दुष्टस्वभाव यह स्त्री अत्यन्त दुष्ट है अतएव इसके वध करनेमें कुछ विचार

भक्षितान्यनयाभूरिभवद्भिःपुण्यमर्जितम् ॥ ख्यातिर्वःशाश्वतीलोकेगच्छध्वंचयथासुखम् ॥६७॥द्विजस्त्रीबालगोघातीस्वर्णस्तेयीचयोनरः ॥
अग्निदोवर्त्मघातीचमद्यपोगुरुतल्पगः ॥६८॥ महाजनविरोधीचतस्यपुण्यप्रदोवधः ॥ द्विजस्याऽपिस्त्रियोवाऽपिनदोषोविद्यतेवधे ॥ ६९ ॥
अस्यावधश्चमेयोग्यइत्युक्त्वागाढबंधनैः ॥ बद्ध्वाकेशेष्वथाऽऽकृष्यरज्जुभिस्तामताडयत् ॥ ७० ॥ हरिश्चंद्रमथोवाचवाचापरुषयातदा ॥
रेदासवध्यतामेषादुष्टात्मामाविचारय ॥ ७१ ॥ तद्वाक्यंभूपतिःश्रुत्वावज्रपातोपमंतदा ॥ वेपमानोऽथचांडालंप्राहस्त्रीवधशंकितः ॥ ७२ ॥
नशक्तोऽहमिदंकर्तुंप्रेष्यंदेहिममाऽऽपरम् ॥ असाध्यमपियत्कर्मतत्करिष्येत्वयोदितम् ॥ ७३ ॥ श्रुत्वातदुक्तंवचनंश्वपचोवाक्यमब्रवीत् ॥
माभैषीस्त्वंगृहाणाऽसिंवधोऽस्याःपुण्यदोमतः ॥७४॥ बालानामेवभयदानेयंरक्ष्याकदाचन ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यराजावचनमब्रवीत् ॥७५॥
स्त्रियोरक्ष्याःप्रयत्नेननहंतव्याःकदाचन ॥ स्त्रीवधेकीर्तितंपापंमुनिभिर्धर्मतत्परैः ॥ ७६ ॥

न करना॥७१॥ तब नरपति उसके इस प्रकार गिरे हुए वज्रकी समान कठोर वचन सुनकर कम्पित होगये फिर चित्तको स्थिरकर स्त्रीवधकी शंकासे चांडाल बोले॥७२॥मैं इस कार्यके करनेमें असमर्थ हूं इस कारण आप यह भार अन्य सेवकके ऊपर डालिये;वही इसको मारेगा आप इसके अतिरिक्त जिस किसी कार्यकी आज्ञा देंगे यदि असाध्य हो तो भी मैं उसे करूंगा॥७३॥राजाके यह वचन सुनकर श्वपचने कहा तू भय त्यागकर असि ग्रहणकर, इसका मारना पुण्यदायक है ॥७४॥यह मायाविनी बालकोंको सर्वदा नष्ट करती है,इसकी रक्षा करना कभी उचित नहीं राजा उसके इस प्रकारके वचन सुन महादुःखित हो कहनेलगे कि ॥७५॥स्त्रियोंकी रक्षा करना सर्वदा उचित है कभी संहार करना ठीक नहीं है विशेषकरके धर्मपरायण मुनियोंने स्त्रीके मारनेमें अधिक पाप निर्देश किया है॥ ७६ ॥

जो पुरुष ज्ञान अथवा अज्ञानसे स्त्रीहत्या करता है वह मनुष्य महारौरवनरकमे पडता है इसमें संदेह नहीं॥ ७७॥ चांडालने कहा तुम यह बात मत कहो विजलीकी समान प्रभायुक्त यह असि ग्रहण करो जिस स्थानमें एकका वध होनेसे अनेकोंको सुख हो ॥ ७८॥ उसकी हिंसा करनेसे बहुत पुण्य प्राप्त होता है इसमें सन्देह नहीं इस दुष्टाने यहां अनेक बालकोंको भक्षण किया है ॥ ७९ ॥ इसकारण शीघ्र इसको मारकर काशीवासियोंको सावधान करो। राजाने कहा हे चांडालाधिपते! मैंने जन्मसे "कभी स्त्रीवध न करूंगा" यह कठिनव्रत अवलम्बन किया है ॥ ८० ॥ इसी कारण आपकी आज्ञासे स्त्रीवधके विषयमें यत्न नहीं करसक्ता। चांडालने कहा हे दुष्ट ! प्रभुकार्यके अतिरिक्त और कोई कार्य श्रेष्ठ नहीं होसक्ता ॥ ८१ ॥ इस कारण चैतन्य होकर आज किस कारणसे मेरा कार्य नहीं करता जो सेवक

पुरुषोयःस्त्रियंहन्याज्ज्ञानतोऽज्ञानतोऽपिवा ॥ नरकेपच्यतेसोऽथमहारौरवपूर्वके ॥ ७७ ॥ चांडालउवाच ॥ मावदाऽसिंगृहाणेनंतीक्ष्णविद्युत्समप्रभम् ॥ यत्रैकस्मिन्वधंनीतेबहूनांतुसुखंभवेत् ॥ ७८ ॥ तस्यहिंसाकृतानूनंबहुपुण्यप्रदाभवेत् ॥ भक्षितान्यनयाभूरिलोकेडिंभानिदुष्टया ॥ ७९ ॥ तत्क्षिप्रंवध्यतामेषालोकःस्वस्थोभविष्यति ॥ राजोवाच ॥ चांडालाधिपतेतीव्रंव्रतंस्त्रीवधवर्जनम् ॥ ८० ॥ आजन्मतस्तोयतंनकुर्यांस्त्रीवधेतव ॥ चांडालउवाच ॥ स्वामिकार्यविनादुष्टकिंकार्यंविद्यतेपरम् ॥ ८१ ॥ गृहीत्वावेतनंमेऽद्यकस्मात्कार्यंविलुम्पसि ॥ यःस्वामिवेतनंगृह्यस्वामिकार्यंविलुम्पति ॥ ८२ ॥ नरकान्निष्कृतिस्तस्यनास्तिकल्पायुतैरपि ॥ राजोवाच॥चांडालनाथमेदेहिप्राप्यमन्यत्सुदारुणम् ॥ ८३ ॥ स्वशत्रुंब्रूहितंक्षिप्रंघातयिष्याम्यसंशयम् ॥ घातयित्वातुतंशत्रुंतवदास्यामिमेदिनीम् ॥८४॥ देवदेवोरगैःसिद्धैर्गंधर्वैरपिसंयुतम् ॥ देवेंद्रमपिजेष्यामिनिहत्यनिशितैःशरैः ॥ ८५ ॥एतच्छ्रुत्वाततोवाक्यंहरिश्चंद्रस्यभूपतेः॥ चांडालःकुपितःप्राहवेपमानंमहीपतिम्॥८६॥

प्रभुका वेतन लेकर उसके कार्यमे हानि करता है ॥ ८२ ॥ वह अयुत कल्पमे भी नरकसे छुटकारा नहीं पासक्ता. राजाने कहा हे चांडालनाथ ! मुझको अत्यन्त दारुण अन्य किसी कार्यमें नियुक्त कीजिये, मैं सहजमेही उसको करदूंगा ॥ ८३ ॥ अथवा यदि आपका कोई शत्रु हो तो उसको बता दीजिये मैं अभी उसका संहार करूंगा इसमें संदेह नहीं। मैं उस शत्रुको संहार कर आपको यह पृथ्वी प्रदान करूंगा ॥८४॥ अधिक क्या देव, दानव, उरग, किन्नर, सिद्ध और गंधर्वोंके साथ यदि इन्द्रभी स्वयं सन्मुख हो तथापि शाणित बाणोंसे उनको मारकर पराजय करसक्ता हूं. परन्तु स्त्रीहत्या किसी प्रकारसे भी नहीं करसक्ता ॥८५॥ राजा हरिश्चन्द्रके यह वचन सुनकर चांडाल क्रोधसे कम्पितकलेवर हो महीपतिसे कहनेलगा। चांडाल बोला तुमने दास होकर जो किया वह दासके उपयुक्त नहीं

है. तू चांडालका दासत्व स्वीकार कर देवताओंकी समान वचन कहता है अतएव रे दास ! अब अधिक कहनेका प्रयोजन नहीं है, अब जो कहता हूं सो
सुनो ॥ ८६ ॥ ८७ ॥ रे निर्लज्ज ! तेरे हृदयमें यदि कुछ पापका भय हो तो चांडालके घर किसकारण दासत्व करनेको आता ॥ ८८ ॥ यह असि लेकर उस
का मस्तक छेदन कर यह बात कहकर चांडालने राजाको खड्ग प्रदान किया ॥ ८९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां पंचविंशोऽ
ध्यायः ॥ २५ ॥ ॥ ॥ सूतजीने कहा इसके उपरान्त राजा हरिश्चन्द्र नीचेको मुख करके रानीसे कहने लगे कि, हे बाले ! मैं अत्यन्त पापिष्ठ हूं,
नहीं तो क्यों ऐसे हीन कार्यके करनेमें प्रवृत्त होता ? जो हो ! इस समय तू मेरे सन्मुख बैठ ॥ १ ॥ मेरे हाथ यदि तेरा संहार करनेमें समर्थ हों तो तेरा शिर

चांडालउवाच ॥ " नैतद्वाक्यंसुघटितंयद्वाक्यंदासकीर्तितम् ॥" चांडालदासतांकृत्वासुराणांभाषसेवचः ॥ दासकिंबहुनानूनंशृणुमेगदतोव
चः ॥ ८७ ॥ निर्लज्जतवचेदस्तिकिंचित्पापभयंहृदि ॥ किमर्थंदासतांयातश्चांडालस्यतुवेश्मनि ॥ ८८ ॥ गृहाणैनंततःखड्गमस्याश्छिन्धिशि
रोंबुजम् ॥ एवमुक्त्वाऽथचांडालोराज्ञेखड्गंन्यवेदयत् ॥ ८९ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणे०हरिश्चंद्रोपाख्यानेपंचविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥
सूतउवाच ॥ ततोऽथभूपतिःप्राहराज्ञींस्थित्वाह्यधोमुखः ॥ अत्रोपविश्यतांबालेपापस्यपुरतोमम ॥ १ ॥ शिरस्तेच्छेदयिष्यामिहंतुंशक्नोतिचे
त्करः ॥ एवमुक्त्वासमुद्यम्यखड्गंहंतुंगतोनृपः ॥ २ ॥ नजानातिनृपःपत्नींसानजानातिभूपतिम् ॥ अब्रवीद्भृशदुःखार्तास्वमृत्युमभिकांक्षती ॥ ३ ॥
स्त्र्युवाच ॥ चांडालशृणुमेवाक्यंकिंचित्त्वंयदि मन्यसे ॥ मृतस्तिष्ठतिमेपुत्रोनाऽतिदूरेबहिःपुरात् ॥ ४ ॥ तंदहामिहतंयावदानयित्वातवांतिकम् ॥
तावत्प्रतीक्ष्यतांपश्चादसिनाघातयस्वमाम् ॥ ५ ॥ तेनाऽथबाढमित्युक्त्वाप्रेषिताबालकंप्रति ॥ साजगामाऽतिदुःखार्ताविलपंतीसुदारुणम् ॥ ६ ॥

छेदन करूंगा, राजा यह बात कहकर असि उठाय उसको मारनेके लिये अग्रेसर हुए ॥ २ ॥ राजा जिसप्रकार उसे अपनी स्त्री नहीं जानसके रानी भी उसी
प्रकार उनको हरिश्चन्द्र नरपति नहीं जानसकी इस कारण रानी शोकसे कातर हो अपनी मृत्युकी इच्छासे कहने लगी ॥ ३ ॥ स्त्री बोली हे चांडाल !
यदि तुम्हारी इच्छा हो तो मैं कुछ कहती हूं सो सुनो. मेरा पुत्र मरा हुआ यहांसे कुछेक दूर नगरप्रांतमें पडा है ॥ ४ ॥ उसको तुम्हारे निकट लाकर जब
तक उसका दाहादिकार्य न करूं तबतक तुम ठहरो, पश्चात् मुझको असिद्वारा निहत करना ॥ ५ ॥ राजाने कहा अच्छा यही हो यह बात कहकर उसको
उस मृतक बालकके निकट जानेकी आज्ञा दी, तब वह दुःखसे दारुण विलाप करती चली ॥ ६ ॥

नेरन्द्रकी भार्या सपक काटे बालकके समीप जा हा पुत्र ! हा वत्स ! हा शिशो ! इस प्रकार वारम्वार कहती ॥ ७ ॥ कृश विवर्ण मलीन वेप धारे धूसरित केश वाली श्मशानभूमिमें आ बालकको स्थापितकर वहां बैठी और बोली "हे राजन् ! अपने बालकको देखो ! जो अपने मित्रोंके साथ खेलता हुआ उपवनमें सर्प के काटनेसे मृत्युको प्राप्त हुआ है" ॥ ८ ॥ तब नरपति हरिश्चन्द्रने उस बालाकी इस प्रकार करुणायुक्त विलाप ध्वनिको सुनकर शवके समीप जा उसके मुख परका ढकाहुआ वस्त्र हटा दिया ॥ ९ ॥ दीर्घकाल प्रवासकष्टसे रानीकी मूर्ति बदलगई थी, इसकारण राजा हरिश्चन्द्र उस रोती हुई अपनी भार्याको नहीं पहँचानसके ॥ १० ॥ इधर राजा भी पहलेकी समान वह कुंचिताग्रकेशकलाप नहीं थे, इस समय वह जटामें परिणत हुए थे, इस कारण रानीभी राजाको नहीं पहँचान सकी ॥ ११ ॥ तब राजा पृथ्वीपर पडेहुए विपजर्जरित उस बालकके अंग प्रत्यंगमें सम्पूर्ण राजलक्षण देखकर चिन्ता करने लगे ॥१२॥ उसका वदनमंडल पूर्ण चंद्रमाके समान अत्यन्त सुन्दर है कहीं भी बिन्दुमात्र व्रण नहीं है. नासिका ऊंची, दोनों कपोल दर्पणके समान विमल और प्रशान्त है ॥ १३ ॥ केशकलाप नीलवर्ण टेढे दीर्घ और तरंगित है, दोनों नेत्र कमलदलकी समान खिले हुए दोनों ओष्ठ विम्बाफलके समान लोहितवर्ण ॥१४॥ चौडी छाती कानों पर्यन्त दीर्घ नेत्र जानुतक लम्बी भुजा दोनों कंधे ऊंचे सुन्दर विशाल दोनो चरण सूक्ष्म अंगुली भूमण्डल धारण करनेमें समर्थ ॥ १५ ॥

भार्यातस्यनरेंद्रस्यसर्पदष्टंहिबालकम् ॥ हापुत्रहावत्सशिशोइत्येवंवदतीमुहुः ॥ ७ ॥ कृशाविवर्णामलिनापांसुध्वस्तशिरोरुहा ॥ श्मशानभूमिमागत्यबालंस्थाप्याऽविशद्भुवि ॥ ८ ॥ "राजन्नद्यस्वबालंतंपश्यसीहमहीतले ॥ रममाणंस्वसखिभिर्दष्टंदुष्टाहिनामृतम् ॥ तस्याविलापशब्दंतमाकर्ण्यसनराधिपः ॥ शवसन्निधिमागत्यवस्त्रमस्याऽऽक्षिपत्तदा ॥ ९ ॥ तांतथारुदतींभार्यांनाभिजानातिभूमिपः ॥ चिरप्रवाससंतप्तां पुनर्जातामिवाऽबलाम् ॥ १० ॥ सापितंचारुकेशांतंपुरोदृष्ट्वाजटालकम् ॥ नाऽभ्यजानान्नृपवरंशुष्कवृक्षत्वचोपमम् ॥ ११ ॥ भूमौनिपतितं बालंदृष्ट्वाशीविषपीडितम् ॥ नरेंद्रलक्षणोपेतमचिंतयदसौनृपः ॥ १२ ॥ अस्यपूर्णेन्दुवद्वक्त्रंशुभमुन्नसमव्रणम् ॥ दर्पणप्रतिमोत्तुंगकपोलयुगशोभितम् ॥ १३ ॥ नीलान्केशान्कुंचिताग्रान्त्सान्द्रान्दीर्घांस्तरंगिणः ॥ राजीवसदृशेनेत्रेओष्ठौबिंबफलोपमौ ॥ १४ ॥ विशालवक्षादीर्घाक्षोदीर्घबाहून्नतांसकः ॥ विशालपादोगंभीरःसूक्ष्मांगुल्यवनीधरः ॥ १५ ॥

मृणालकी समान कोमल चरण गंभीर नाभि उन्नत कंधे हैं. अहो क्या निश्चयही इसने किसी राजकुलमें जन्म ग्रहण किया है ॥ १६ ॥ अहो क्या कष्ट है दुरात्मा कालने इसको इस दशामें प्राप्त किया. सूतजीने कहा फिर माताकी गोदीमें शयन करते हुए उस मृतक बालकको पांसे मलकापर्यन्त देखकर हरिश्चंद्रके मनमें पूर्व स्मृतिका आविर्भाव हुआ तब वह अपना पुत्र जानकर हाय ! हाय ! शब्दसे रोदन करनेलगे नेत्रोंसे अश्रुधारा बहनेलगी और वह कहनेलगे कि हमारेही पुत्रकी यह अवस्था हुई है ॥ १७ ॥ १८ ॥ यद्यपि पुत्र घोरकालके वशीभूत हुआ है तथापि राजा हरिश्चंद्र क्षण काल मनमें विचारकर स्थिर रहे ॥ १९ ॥ अनन्तर रानीने घोरदुःखके वेगसे कहा रानी बोली हा वत्स ! किस पापकी निन्दासे पुत्रको यह भयानक दुःख हुआ है ॥ २० ॥ उसके स्वरको उपलब्धि नहीं कर सक्ती हा नाथ ! हा राजन् ! मैं अत्यन्त दुःखसे कातर हुई हूं इस अवस्थामें पुत्रको छोडकर ॥ २१ ॥ किसकारणसे किस स्थानमें गुप्तभावसे कालयापन करते

मृणालपादोगंभीरनाभिरुन्नतकंधरः ॥ अहोकष्टंनरेंद्रस्यकस्याऽप्येषकुलेशिशुः ॥ १६ ॥ जातोनीतःकृतांतेनकालपाशात्मना ॥ सूतउवाच ॥ एवंदृष्ट्वाऽथतंबालंमातुरंकप्रशायिनम् ॥ १७॥ स्मृतिमभ्यागतोराजाहाहेत्यश्रुण्यपातयत ॥ सोऽपुत्रानचवत्सोमेदशामेतामुपागतः॥ १८॥ नीतोयदिचघोरेणकृतांतेनाऽऽत्मनोवशम् ॥ विचारयित्वाराजाऽसौहरिश्चंद्रस्तथास्थितः ॥ १९ ॥ ततोराज्ञीमहादुःखावेशादिदमभाषत ॥ राज्युवाच ॥हावत्सकस्यपापस्यत्वपध्यानादिदंमहत् ॥ २० ॥दुःखमापतितंनोरंतद्रूपंनोपलभ्यते ॥ हानाथराजन्भवतामामपास्यसुदुःखिताम् ॥ २१ ॥ कस्मिन्संस्थीयतेस्थानेविश्रब्धंकेनहेतुना ॥ राज्यनाशःसुहृत्त्यागोभार्यातनयविक्रयः ॥ २२ ॥ हरिश्चंद्रस्यराजर्षेःकिंविधातःकृतंत्वया ॥ इतितस्यावचःश्रुत्वाराजास्थानच्युतस्तदा ॥२३ ॥ प्रत्यभिज्ञायदेवींतांपुत्रंचनिधनंगतम् ॥ कष्टंममैवपत्नीयंबालकश्चाऽपिमेसुतः ॥ २४ ॥ज्ञात्वापपातसंतप्तोमूर्च्छामतिजगामह ॥ साचतंप्रत्यभिज्ञायतामवस्थामुपागतम् ॥ २५ ॥ मूर्च्छितानिपपातार्तानिश्चेष्टाधरणीतले ॥ चेतनांप्राप्यराजेंद्रोराजपत्नीचतांसमम् ॥ २६ ॥

हो. हा विधाता ! तैंने राजर्षि राजा हरिश्चंद्रका राज्य नष्टकर सुहृद् त्याग और भार्या तथा पुत्रतकभी बिकवा दिया ॥२२॥ उन्होंने तेरा ऐसा क्या अपकार किया था तब राजा उसको इसप्रकार विलापध्वनिको सुनकर धैर्यच्युत होगये ॥ २३ ॥ और उस देवी तथा मृतक पुत्रको पहचानकर कहनेलगे कि, यही मेरी स्त्री और यही मृतक बालक मेरा पुत्र है अहो ! क्या कष्ट है ॥ २४ ॥ इसप्रकार अत्यन्त शोकसे आक्रान्त और मूर्च्छित हो राजा पृथ्वीपर गिरपडे. रानीनेभी राजाकी ऐसी अवस्था देख ज्योंही राजा हरिश्चंद्रको पहँचाना ॥ २५ ॥ कि त्योंही मूर्च्छित और निश्चेष्ट हो धरणीपर गिरपडी कुछ कालोपरान्त फिर राजेन्द्र और रानी दोनोंने एकसाथ चेतना प्राप्त की ॥ २६ ॥

फिर शोकसे अत्यन्त संतप्त और कातर हो विलाप करनेलगे.राजाने कहा हे वत्स ! तुम्हारा वह कुंचित अलक,सुशोभित सुकोमल मुखमंडल॥ २७॥आज मलीन देखकर भी क्यो मेरा हृदय शतखंड होकर विदीर्ण नहीं होता ? हा रोहित तुम मधुरस्वरसे तात ! तात कहकर कब मेरे समीप आओगे ॥२८॥ मैं स्नेहवश हो गोदीमे लेकर हे वत्स ! कहकर कब पुकारूंगा, किसकी जानुलिप्त पिंगलवर्ण पृथ्वीकी रजसे मेरा दुपट्टा, उत्सङ्ग ( गोदी ), अंग और मलीन होगा, हे हृदयानन्द वर्धन ! मैने कुछभी पुत्रसुख नहीं देखा ॥२९॥३०॥ मैंने पिता होकरभी सामान्य वस्तुकी समान तुमको वेचा है,हीनदैवकी विडम्बनासे मेरा असीम राज्यबांधव और प्रभूत धन, यह सभी जातारहा, अन्तमे मेरा एकमात्र पुत्र था वहभी नृशंस कालके मुखमें पतितहुआ॥ ३१॥हाय! विषम सर्पके काटनेसे मृतक पुत्रका वदन

विलेपतुःसुसंतप्तौशोकभारेणपीडितौ ॥ राजोवाच ॥ हावत्ससुकुमारंतेवदनंकुंचितालकम् ॥ २७ ॥ पश्यतोमेसुखंदीनंहृदयंकिंनदीर्यते ॥ ताततातेतिमधुरंब्रुवाणंस्वयमागतम् ॥ २८ ॥ उपगुह्यकदावक्ष्येवत्सवत्सेतिसौहृदात् ॥ कस्यजानुप्रणीतेनपिंगेनक्षितिरेणुना ॥ २९ ॥ ममोत्तरीयमुत्संगंतथांगंमलमेष्यति ॥ नवाऽलंममसंभूतंमनोहृदयनंदन ॥ ३० ॥ “ मयासिपितृमान्पित्राविक्रीतोयेनवस्तुवत् ॥ ” गतंराज्यमशेषंमेसबांधवधनंमहत् ॥ “ हीनदैवान्नृशंसेनदृष्टोमेतनयस्ततः ॥ ” अहंमहाहिदष्टस्यपुत्रस्याऽऽननपंकजम् ॥ ३१ ॥ निरीक्षन्नद्यघोरेणविषेणाऽधिकृतोऽधुना ॥ एवमुक्त्वातमादायबालकंबाष्पगद्गदः ॥ ३२ ॥ परिष्वज्यचनिश्चेष्टोमूर्च्छयानिपपातह ॥ ततस्तंपतितंदृष्ट्वाशैव्याचैवमचिंतयत् ॥ ३३ ॥ अयंसपुरुषव्याघ्रःस्वरेणैवोपलक्ष्यते ॥ विद्वज्जनमनश्चंद्रोहरिश्चंद्रोनसंशयः ॥ ३४ ॥ तथाऽस्यनासिकातुंगातिलपुष्पोपमाशुभा ॥ दंताश्चमुकुलप्रख्याःख्यातकीर्तेर्महात्मनः ॥ ३५ ॥ श्मशानमागतःकस्माद्यद्येवंसनरेश्वरः ॥ विहायपुत्रशोकंसापश्यंतीपतितंपतिम् ॥ ३६ ॥ प्रहृष्टाविस्मितादीनाभर्तृपुत्रार्तिपीडिता ॥ वीक्षंतीसातदाऽपतन्मूर्च्छयाधरणीतले ॥ ३७ ॥

मंडल देखकर आज मैं घोर संताप विपसे दग्ध हुआ राजाने गद्गद स्वरसे यह बात कह ज्योंही उस बालकको गोदीमें लिया॥३२॥कि त्योंही मूर्छित हो पृथ्वीपर गिर पडे अनन्तर राजाको पडा हुआ देखकर शैव्या इस प्रकारसे चिन्ता करने लगी॥३३॥इनके कंठस्वरसे बोध होता है कि. यही पुरुष प्रवर विज्ञजनोंका चित्त प्रसन्न करनेवाले राजा हरिश्चन्द्र हैं ॥ ३४ ॥ उन विख्यातकीर्ति राजा हरिश्चन्द्रकी जैसी अनारकी समान दशन पंक्ति और नासिका ऊंची तथा तिलके फूल की समान सुकुमारथी इनकी भी वैसीही दिखाई देती है ॥ ३५ ॥ परन्तु यदि यही वह नरेश्वर राजा हरिश्चन्द्र है तो किसकारणसे श्मशानमें आये हैं इसप्रकार विचार पुत्रशोक त्यागकर ज्योंही पृथ्वीपर पडे हुए पतिको देखनेलगी॥३६॥त्योंही हर्ष विपाद और विस्मयने उसके हृदयको आक्रमण किया तब वह राजाको

देखते देखते मूर्च्छित होकर पृथ्वीपर गिर पडी॥ ३७॥फिर क्रमानुसार चैतन्यता प्राप्तकर कातर स्वरसे कहने लगी हा दैव! जो राजा एक समय अमरकी समान थे आज तैंनें उन नरपतिको राज्य नष्ट सुहृदत्याग भार्या और पुत्रपर्यन्त बिकवाकर चांडालरूपमें परिणत किया है अतएव तुझको दया नहीं धर्म नहीं न्याय अन्याका विचार नहीं और लज्जा भी नहीं है इस कारण तुझको धिक्कार है॥ ३८॥३९॥हे राजन्! आज कालने तुमको चांडाल बनाया है अब तुम्हारा वह छत्र वह सिंहासन॥ ४०॥वह चामर और वह दोनों विजय कहां गये? आज विधाताका यह क्या विपरीत कोप है,पहले इन महात्माके गमन कालमें राजालोग भृत्य स्वरूप होकर ॥४१॥अपने डुपट्टोंसे पृथ्वीकी धूली झाडते थे,आज वही राजा कपालोंसेव्याप्त शवसंस्कारको लायेहुए क्षुद्रकलशोंसे पूर्ण ॥ ४२॥ मृतकोंके गलेकी पुष्प

प्राप्यचेतश्शनकैःसागद्गदमभाषत ॥ धिक्कांदैवत्वकरुणनिर्मर्यादजुगुप्सित ॥ ३८॥ येनायममरप्रख्योनीतोराजाश्वपाकताम् ॥ राज्यनाशंसुहृत्त्यागंभार्यातनयविक्रयम् ॥ ३९ ॥ प्रापयित्वापियेनाऽद्यचांडालोऽयंकृतोनृपः ॥ नाद्यपश्यामितेछत्रंसिंहासनमथाऽपिवा ॥ ४० ॥ चामरव्यजनेवाऽपिकोऽयंविधिविपर्ययः ॥ यस्याऽस्यव्रजतःपूर्वंराजानोभृत्यतांगताः ॥ ४१ ॥ स्वोत्तरीयैःप्रकुर्वंतिविरजस्कंमहीतलम् ॥ सोऽयंकपालसंलग्नेघटीपटनिरंतरे ॥ ४२ ॥ मृतनिर्माल्यसूत्रांतर्लग्नकेशसुदारुणे ॥ वसानिष्पंदसंशुष्कमहापटलमंडिते ॥ ४३ ॥ भस्मांगारार्धदग्धास्थिमज्जासंघट्टभीषणे॥गृध्रगोमायुनादार्तेपुष्टक्षुद्रविहंगमे॥४४॥चिताधूमायतपटनीलीकृतदिगंतरे॥ कुणपास्वादनमुदासंप्रहृष्टनिशाचरे ॥ ४५ ॥ चरत्यमेध्येराजेंद्रःश्मशानेदुःखपीडितः ॥ एवमुक्त्वाऽथसंश्लिष्यकंठेराज्ञोनृपात्मजा ॥ ४६ ॥ कष्टंशोकसमाविष्टाविललापार्तयागिरा ॥ राजन्स्वप्नोऽथतथ्यंवायदेतन्मन्यतेभवान् ॥४७॥ तत्कथ्यतांमहाभागमनोवैमुह्यतेमम॥यद्येतदेवंधर्मज्ञनास्तिधर्मेसहायता ॥ ४८ ॥

मालाओंके डोरेमे वाल उलझनेसे भीषणवसाके निकलनेसे सूखे महापटलसे मंडित॥४३॥भस्मके अंगारोंसे आधे जले मुर्दोंकी अस्थि और मज्जाके संघट्टसे भयंकर गृध्र गोमायुओंके नादसे क्षुद्र पक्षियोंके पोषक॥ ४४॥चिताके धूमरूप पटसे आकाशको नीलवर्ण करनेवाले मांसके आस्वादमें प्रसन्न विचरणशील राक्षसोंसे व्याप्त ॥४५॥इस अपवित्र स्थानमें विचरण करते है, दुःखसे पीडित है,इसप्रकार कह रानी राजाके कंठमें लिपटगई॥ ४६॥और कष्ट शोकसे व्याकुल हो घोर विलाप करने लगी.हे राजन्! आप जो अपनेको चांडाल कहते हो यह स्वप्न है अथवा सत्य है॥ ४७॥ हे महाभाग! सो कहो मेरा मन मोहित होता है. हे धर्मज्ञ ! जो

ऐसा है तो धर्मने कुछ सहायता नहीं दी ॥४८॥ तथा ब्राह्मण देवता आदिके पूजनमे, सत्यपालनमें यदि ऐसीही सहायता प्राप्त होतौ सत्यकी रक्षा नहीं होसक्की
धर्मकी रक्षा न होनेसे सत्य आर्जव और अनृशंसताकी रक्षा नहीं होसक्की॥४९॥आप परम धर्मात्मा होकर भी राज्यच्युत हुए.सूतजीने कहा शीर्णदेह शैब्याके
ऐसे वचन सुनकर राजा दीर्घ और उष्ण श्वास छोडते हुए॥५०॥ जिस प्रकार श्वपचत्वको प्राप्त हुए थे, वाष्पकंठद्वारा स्त्रीसे विस्तारसहित वह वर्णन किया उस
राजपत्नीने भी यह सुनकर अत्यन्त दुःखित मनसे उष्ण श्वास त्यागकर ॥ ५१ ॥ जिसप्रकार पुत्रकी मृत्यु हुई थी वह आद्योपान्त राजासे निवेदन किया यह
सुनतेही राजा मूर्च्छित होकर पृथ्वीपर गिरपडे॥५२॥फिर क्रमानुसार चेतना प्राप्तकर जिह्वासे चाट बारंबार मृतक पुत्रका मुख चूमने लगे तब शैब्याने गद्गदस्वर
हो राजा हरिश्चन्द्र से कहा॥५३॥इससमय मेरा मस्तक छेदन कर प्रभुकी आज्ञा पालन करो हे भूपते ! तो आप सत्यसे रक्षा पावेंगे और प्रभुकी आज्ञा भी उल्लंघन

तथैवविप्रदेवादिपूजनेसत्यपालने ॥ नास्तिधर्मःकुतःसत्यंनाऽऽर्जवंनाऽनृतांशता ॥ ४९ ॥ यत्रत्वंधर्मपरमःस्वराज्यादवरोपितः ॥ सूतउ
वाच ॥ इतितस्यावचःश्रुत्वानिःश्वस्योष्णंसगद्गदः ॥ ५० ॥कथयामासतन्वंग्यैयथाप्राप्तःश्वपाकताम् ॥ रुदित्वासातुसुचिरंनिःश्वस्योष्णंसु
दुःखिता ॥ ५१ ॥ स्वपुत्रमरणंभीरुर्यथावत्तंन्यवेदयत् ॥ श्रुत्वाराजातथावाक्यंनिपपातमहीतले ॥ ५२ ॥ मृतपुत्रंसमानीयजिह्वयाविलिह
न्मुहुः ॥ हरिश्चंद्रमथोप्राहशैब्यागद्गदयागिरा ॥ ५३ ॥ कुरुष्वस्वामिनःप्रेष्यंछेदयित्वाशिरोमम ॥ स्वामिद्रोहोनतेस्त्वत्रमाऽसत्योभवभूप
ते ॥ ५४ ॥ माऽसत्यंतवराजेंद्रपरद्रोहस्तुपातकम् ॥ एतदाकर्ण्यराजातुपपातभुविमूर्च्छितः ॥ ५५ ॥ क्षणेनचेतनांप्राप्यविललापातिदुःखि
तः ॥ राजोवाच ॥ कथंप्रियेत्वयाप्रोक्तंवचनंत्वतिनिष्ठुरम् ॥ ५६ ॥ यदशक्यंभवेद्वक्तुंतत्कर्मक्रियतेकथम् ॥ पत्न्युवाच ॥ मयाचपूजितागौ
रीदेवाविप्रास्तथैवच ॥५७॥ भविष्यसिपतिस्त्वंमेह्यन्यस्मिन्जन्मनिप्रभो ॥ श्रुत्वाराजातदावाक्यंनिपपातमहीतले ॥ ५८ ॥ मृतस्यपुत्रस्य
तदाचुचुंबदुःखितोमुखम् ॥ राजोवाच ॥ प्रियेनरोचतेदीर्घकालंक्लेशंमयाऽशितुम् ॥ ५९ ॥

न होगी ॥५४॥हे राजेन्द्र ! विशेषकर इस परद्रोह जनित अथवा असत्यव्यवहारजनित पाप आपको स्पर्श नहीं करेगा.यह सुन राजा मूर्च्छित होकर पृथ्वीपर
गिरपडे॥५५॥किन्तु क्षणमात्रमेंही चेतना प्राप्त कर अत्यन्त दुःखसे विलाप करने लगे राजाने कहा हे प्रिये ! तुम किसप्रकार ऐसे निष्ठुर वचन मुखसे निकालती
हो॥५६॥जो मुखसे भी उच्चारण नहीं किया जासक्ता वह कार्य किसप्रकार करूंगा ? शैब्याने कहा हे विभो ! मैंने गौरी देवीकी पूजा की है और अन्यान्यदेवता
तथा ब्राह्मणोंकी भी पूजा की है ॥ ५७॥ अतएव उनकी कृपासे आप जन्मांतरमें भी मेरे पति होंगे, राजा यह बात सुकर तत्काल पृथ्वीपर गिरपडे ॥ ५८ ॥
और शीघ्र उठ तथा दुःखित हो मृतक पुत्रका मुख चूमने लगे राजाने कहा हे प्रिये मैं अब दीर्घ कालतक क्लेश नहीं सहसकूंगा ॥ ५९ ॥

परन्तु हे कृशाङ्गी ! देखो मैं ऐसा हतभाग्य हूं कि अपने अंतःकरणके ऊपर भी मेरा कुछ आधिपत्य नहीं है, चांडालकी विना आज्ञा यदि अग्निमें प्रवेश करूं ॥६०॥ तो जन्मान्तरमेंभी फिर मुझको चांडालका दासत्व प्राप्त होगा, फिर नरकमें जाकर दारुण क्लेश भोगना होगा॥६१॥ किन्तु वहभी मेरे पक्षमें श्रेष्ठ है, महा रौरवनरकमें जाकर बहुत कालतक असह्य नरकमें यन्त्रणा सहूं वह भी मुझको श्रेष्ठ है, दुःखसागरमें मग्न हो प्राणत्यागन करना श्रेष्ठ है ॥६२॥ परन्तु मेरा यह बालक पुत्रही वंशकी रक्षा करने वाला है. मेरे इस बलवान् पुत्रने दैवके विपाकवशसे प्राणत्यागन किया है, अतएव क्लेशसागरमें निमग्न हो जीवनधारणकी अपेक्षा प्राणत्यागनाही श्रेष्ठ है॥६३॥ मेरा देह इस समय चांडालके अधीन है इसकारण इस दुर्गतिकी अवस्थामें किसप्रकार जीवन त्याग करूं, कारण कि उसकी विना

नात्मायत्तोऽहंतन्वंगिपश्यमेमंदभाग्यताम् ॥ चांडालेनाऽननुज्ञातःप्रवेक्ष्येज्वलनंयदि ॥ ६० ॥ चांडालदासतांयास्येपुनरप्यन्यजन्मनि ॥ नरकंचवरंप्राप्यखेदंप्राप्स्यामिदारुणम् ॥६१॥ तापंप्राप्स्यामिसंप्राप्यमहारौरवरौरवे ॥ मग्नस्यदुःखजलधौवरंप्राणैर्वियोजनम् ॥६२॥ एकोऽपिबालकोयोऽयमासीद्वंशकरःसुतः ॥ ममदैवानुयोगेनमृतःसोऽपिबलीयसा ॥ ६३ ॥ कथंप्राणान्विमुंचामिपरायत्तोऽस्मिदुर्गतः ॥ तथापिदुःखबाहुल्यात्त्यक्ष्यामितुनिजांतनुम् ॥ ६४ ॥ त्रैलोक्येनाऽस्तितद्दुःखंनाऽसिपत्रवनेतथा ॥ वैतरिण्यांकुतस्तद्वद्यादृशंपुत्रविप्लवे ॥ ६५ ॥ सोऽहंसुतशरीरेणदीप्यमानेहुताशने ॥ निपतिष्यामितन्वंगिक्षंतव्यंतन्ममाऽधुना ॥६६॥ नवक्तव्यंत्वयाकिंचिदतःकमललोचने ॥ ममवाक्यंचतन्वंगिनिबोधाऽऽहतमानसा ॥ ६७ ॥ अनुज्ञाताऽथगच्छत्वंविप्रवेश्मशुचिस्मिते ॥ यदिदत्तंयदिहुतंगुरवोयदितोषिताः ॥ ६८ ॥ संगमःपरलोकेमेनिजपुत्रेणचेत्त्वया ॥ इहलोकेकुतस्त्वेतद्भविष्यतिसमीप्सितम् ॥ ६९ ॥

आज्ञा प्राणत्याग करनेसे उसके ऋणसे नरक भोगना होगा तोभी अत्यन्त दुःखके कारण देह त्याग करूंगा॥६४॥ पुत्रके वियोगसे जैसा दुःख उपस्थित हुआ है वैतरणी नदीके पार होनेसे अथवा असिपत्र वनसे भी ऐसा दुःख नहीं भोगना होगा. अधिक क्या त्रिलोकीमें भी ऐसा कोई दुःख नहीं है॥६५॥ मैं इस समय पुत्रकी मृतक देहके साथ प्रज्वलित अग्निमें गिरूंगा॥६६॥ अतएव हे कृशाङ्गि! तुम इसमें कुछ भी न कहना. हे शुचिस्मिते! सावधान हो तुम मेरे वचन मानो ॥६७॥ इस समय आज्ञा देता हूं कि तुम ब्राह्मणके घर जाओ यदि मैंने कभी धनदान अग्निमें आहुति प्रदान और गुरुजनोंको सन्तुष्ट किया हो॥६८॥ तो परलोकमें पुत्र और

है॥६९॥हे शुचिस्मिते!मैंने हास्यके मिष गुप्तभावसे यदि कोई अप्रामाणिक
तुम्हारे साथ समागम होगा परन्तु इस लोकमें इस अभीष्टके प्राप्त होनेकी संभावना नहीं
बात कही हो तो मेरे प्रयाणकालके समय वह सम्पूर्ण क्षमा करना ॥ ७० ॥ हे शुभे । तुम अपनेको राजपत्नी जानकर ब्राह्मणका कभी तिरस्कार मत करना,
प्रभुको देवताकी समान जानकर यत्नसहित उनको संतुष्ट करना ॥ ७१ ॥ रानीने कहा हे राजर्षे । मैभी इस प्रज्वलित अग्निमें पतित हूंगी हे देव । मैं इस दुःख
का भार नहीं सहसक्ती अतएव आपके संग चलूंगी ॥ ७२ ॥ आपके संग गमन करना मुझको श्रेष्ठ है अतएव इसके अन्यथा नहीं होगा. हे मानद ! आपके
संगही स्वर्ग अथवा नरक भोगूंगी तब यह बात सुनकर राजाने कहा हे पतिव्रते । जो तुम्हारी इच्छा हो सो करो ॥ ७३ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे

सर्वंय
यन्मयाहसताकिंचिद्रहसित्वांशुचिस्मिते ॥ अशेषमुक्तंतत्सर्वंक्षंतव्यंममयास्यतः ॥ ७० ॥ राजपत्नीतिगर्वेणनाऽवज्ञेयःसमेद्विजः ॥
त्नेनतोष्यःस्यात्स्वामीदैवतवच्छुभे ॥ ७१ ॥ राज्युवाच ॥ अहमप्यत्रराजर्षेनिपतिष्येहुताशने ॥ दुःखभारासहादेवसहयास्यामिवैत्वया ॥
॥ ७२ ॥ त्वयासहममश्रेयोगमनंनाऽन्यथाभवेत् ॥ सहस्वर्गंचनरकंत्वयाभोक्ष्यामिमानद ॥ ७३ ॥ श्रुत्वाराजातदोवाचएवमस्तुपतिव्रते॥
इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेहरिश्चंद्रोपाख्यानेषड्विंशोऽध्यायः॥ २६ ॥ सूतउवाच ॥ ततःकृत्वाचितांराजाआरोप्यतनयंस्वकम्॥
भार्यासहितोराजाबद्धांजलिपुटस्तदा ॥ १ ॥ चिंतयन्परमेशानींशताक्षींजगदीश्वरीम् ॥ पंचकोशांतरगतांपुच्छब्रह्मस्वरूपिणीम् ॥ २ ॥
रक्तांबरपरीधानांकरुणारससागराम् ॥ नानायुधधरामंबांजगत्पालनतत्पराम् ॥ ३ ॥ तस्यचिंतयमानस्यसर्वेदेवाःसवासवाः ॥ धर्मंप्रमुखतः
कृत्वासमाजग्मुस्त्वरान्विताः ॥ ४ ॥ आगत्यसर्वेप्रोचुस्तेराजञ्छृणुमहाप्रभो ॥ अहंपितामहःसाक्षाद्धर्मश्चभगवान्स्वयम् ॥ ५ ॥

सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां षड्विंशोऽध्यायः ॥ २६ ॥ सूतजीने कहा फिर राजा हारिश्चन्द्रने चिता बनाय अपने पुत्रको उसके ऊपर रक्खा, उसके उपरान्त स्वयं
हाथ जोड भार्याके सहित ॥ १ ॥ जगदीश्वरी परमेशानीका ध्यान करनेलगे. वह शताक्षी जीवोंके अन्नमयादि पंचकोशके अन्तरमें विराजमान रहती है, वह
अन्नरसमय पुरुषोंके पुच्छस्थित ( आधारचक्रस्थित ) ब्रह्मस्वरूपिणी ॥ २ ॥ और करुणारसकी सागरस्वरूप है, वह लाल वस्त्र पहरकर अनेक प्रकारके आयुध
धारणकर जगत्की रक्षा करनेमें तत्पर रहती है ॥ ३ ॥ जब राजा इसप्रकार ध्यानमें निमग्न हुए तब इन्द्रादि सम्पूर्ण देवता धर्मको आगेकर शीघ्र हरिश्चन्द्रके
निकट आये ॥ ४ ॥ उन सबने आनकर कहा हे राजन् ! तुम सुनो ! मैं पितामह, स्वयं धर्म, भगवान् विष्णु ॥ ५ ॥

साध्यगण, विश्वेदेवगण, मरुद्गण, लोकपालगण, चारणगण, गंधर्वगण, रुद्रगण, दोनों अश्विनीकुमार अन्यान्य सम्पूर्ण देवतागण और विश्वामित्र स्वयं आये हैं, जो विश्वामित्र तीनों जगत् प्रदान करके भी धर्मानुसार मित्रता करनेकी इच्छा करते हैं ॥ ६ ॥ ७ ॥ इस समय वही विश्वामित्र तुम्हें अभीष्ट देनेको अत्यन्त अभिलाषी हुए हैं. धर्मने कहा हे राजन् ! ऐसे साहसिक कार्यमें उद्यत न होना मैं धर्म हूं ॥ ८ ॥ मैं तुम्हारी तितिक्षा ( सहनशीलता ) दम और सत्वादि गुणोंसे सन्तुष्ट हो तुम्हारे निकट आया हूं इन्द्रने कहा हे हरिश्चंद्र ! मैं भी तुम्हारे निकट उपस्थित हुआ हूं ॥ ९ ॥ अतएव तुम्हारे सौभाग्यकी सीमा नहीं तुमने भार्या और पुत्रके साथ इस समय सनातन लोकोंको जय किया है अब भार्या और पुत्रके साथ स्वर्गमें चलो॥ १०॥ हे राजन् जो मनुष्योंको हुआ है तुमने अपने

साध्याःसविश्वेमरुतोलोकपालाःसचारणाः ॥ नागाःसिद्धाःसगंधर्वारुद्राश्चैवतथाऽश्विनौ ॥ ६ ॥ एतेचाऽन्येऽथबहवोविश्वामित्रस्तथैवच ॥ विश्वत्रयेणयोमैत्रींकर्तुमिच्छतिधर्मतः ॥ ७ ॥ विश्वामित्रःसतेऽभीष्टमाहर्तुंसम्यगिच्छति ॥ धर्मउवाच ॥ माराजन्साहसंकार्षीर्धर्मोऽहंत्वामुपागतः ॥ ८ ॥ तितिक्षादमसत्त्वाद्यैस्त्वद्गुणैःपरितोषितः ॥ इंद्रउवाच ॥ हरिश्चन्द्रमहाभागप्राप्तःशक्रोऽस्मितेंतिकम् ॥ ९ ॥ त्वयाऽद्यभार्यापुत्रेणजितालोकास्सनातनाः ॥ आरोहत्रिदिवंराजन्भार्यापुत्रसमन्वितः ॥ १० ॥ सुदुष्प्रापंनरैरन्यैर्जितमात्मीयकर्मभिः ॥ सूतउवाच॥ ततोऽमृतमयंवर्षमपमृत्युविनाशनम् ॥ ११ ॥ इंद्रःप्रासृजदाकाशाच्चितामध्यगतेशिशौ ॥ पुष्पवृष्टिश्चमहतीदुंदुभिस्वनएवच ॥ १२ ॥ समुत्तस्थौमृतःपुत्रोराज्ञस्तस्यमहात्मनः ॥ सुकुमारतनुःस्वस्थःप्रसन्नःप्रीतमानसः ॥ १३ ॥ ततोराजाहरिश्चंद्रःपरिष्वज्यसुतंतदा ॥ सभार्यःस्वश्रियायुक्तोदिव्यमाल्यांबरावृतः ॥ १४ ॥ स्वस्थःसंपूर्णहृदयोमुदापरमयावृतः ॥ बभूवतत्क्षणादिंद्रोनृपंचैवमभाषत ॥ १५ ॥ सभार्यस्त्वंसपुत्रश्चस्वर्लोकंसद्गतिपराम् ॥ समारोहमहाभागनिजानांकर्मणांफलम् ॥ १६ ॥ हरिश्चन्द्रउवाच॥ देवराजाननुज्ञातःस्वामिनाश्वपचेनहि ॥ अकृत्वानिष्कृतिंतस्यनारोक्ष्येवैसुरालयम् ॥ १७ ॥

कर्मफलसे उसको जीतलिया. सूतजीने कहा इसके उपरान्त अपमृत्युविनाशन अमृतकी वर्षा ॥ ११ ॥ इन्द्रने चितामें स्थित बालकके ऊपर की इसी समय आकाशमंडलसे पुष्पवृष्टि और दुन्दुभिध्वनि होनेलगी ॥ १२ ॥ इसी अवसरमें वह महानुभाव राजाका पुत्र चितासे उठ बैठा वह पहलेकी समान सुकुमार देह स्वस्थचित्त प्रसन्न और प्रीतमनवाला था ॥ १३ ॥ हरिश्चंद्रने तत्काल पुत्रको आलिंगन किया और इसी समय राजा तथा रानी दोनोंही पूर्वकी समान सौन्दर्य प्राप्त कर मनोहर वस्त्र और मालासे भूषित हुए ॥ १४ ॥ तब स्वास्थ्य और अभीष्ट प्राप्त होनेके कारण आनंदसे उनका हृदय पूर्ण होगया तब इन्द्रने नरपतिसे कहा ॥ १५ ॥ हे महाभाग ! तुम पुत्र और कलत्रके सहित अपने कर्मके फलसे स्वर्गमें चल परमपवित्र सद्गति प्राप्त करो ॥ १६ ॥ हरिश्चंद्रने कहा देवराज ! श्वपच

मेरा प्रभु है इनसे छुटकारा न पाकर और उसकी आज्ञा न लेकर मै स्वर्गको नहीं जाऊंगा ॥ १७ ॥ धर्मने कहा तुम्हारा इस प्रकार भावी क्लेश जानकर मैने अपनी मायासे स्वयं श्वपचरूप धारणकर तुमको यह चांडालपुरी दिखाई अधिक क्या मैंही यह चांडाल मैंही वह ब्राह्मण हूं, और मैंनेही काला सर्प होकर तुम्हारे पुत्रको डसा है ॥ १८ ॥ इन्द्रने कहा हे हरिश्चन्द्र ! भूमंडलके सम्पूर्ण मनुष्य जिस स्थानका अधिकार करनेकी प्रार्थना करते हैं तुम स्वयं पुण्यके बलसे उस स्थानको चलो ॥ १९ ॥ हरिश्चन्द्रने कहा हे देवराज ! मैं आपको प्रणाम करताहूं आप मेरा वचन श्रवण करके विचार कीजिये, कोसलनगरनिवासी सम्पूर्ण मनुष्य मेरे विरहरूपी शोकसागरमें निमग्न होरहे है ॥ २० ॥ इस समय उन शोकसंतप्त प्रजाको छोडकर किसप्रकार स्वर्गको चल सक्ता हूं भक्तोंके त्यागनसे नरक होता है ब्रह्महत्या सुरापान और गोवधकी ॥ २१ ॥ समान महापातक है. हे शक्र ! जो भक्त सर्वदा सेवामें रत है उनको त्यागना अत्यन्त अनुचित है.

धर्मउवाच॥तवैवंभाविनंक्लेशमवगम्याऽऽत्ममायया ॥ आत्माश्वपाचतांनीतोदर्शिततच्चपक्कणम् ॥ १८ ॥ इंद्रउवाच ॥ प्राथ्र्यतेयत्परंस्थानं समस्तैर्मनुजैर्भुवि ॥ तदारोहहरिश्चंद्रस्थानंपुण्यकृतांनृणाम् ॥ १९ ॥ हरिश्चंद्रउवाच ॥ देवराजनमस्तुभ्यंवाक्यंचेदंनिबोधमे ॥ मच्छोकमग्नमनसःकोसलेनगरेनराः ॥ २० ॥ तिष्ठंतितानपास्यैवंकथंयास्याम्यहंदिवम् ॥ ब्रह्महत्यासुरापानंगोवधःस्त्रीवधस्तथा ॥ २१ ॥ तुल्यमेभिर्महत्पापंभक्तत्यागादुदाहृतम् ॥ भजंतंभक्तमत्याज्यंत्यजतःस्यात्कथंसुखम् ॥ २२ ॥ तैर्विनानप्रयास्यामितस्माच्छक्रदिवंव्रज ॥ यदितेसहिताःस्वर्गंमयायांतिसुरेश्वर ॥ २३ ॥ ततोहमपियास्यामिनरकंवापितैः सह ॥ इंद्रउवाच ॥ बहूनिपुण्यपापानितेषांभिन्नानिवैनृप ॥ २४ ॥ कथंसंघातभोज्यंत्वंभूपस्वर्गमभीप्ससि ॥ हरिश्चंद्रउवाच ॥ भुंक्तेशक्रनृपोराज्यंप्रभावात्प्रकृतेर्ध्रुवम् ॥ २५ ॥ यजतेचमहायज्ञैः कर्मपूर्तंकरोति च ॥ तच्चतेषांप्रभावेणमयासर्वमनुष्ठितम् ॥ २६ ॥

अतएव त्यागनेसे किसप्रकार सुख भोग सक्ताहूं ॥ २२ ॥ इस कारण उनको विनालिये मैं स्वर्गको नहीं जाऊंगा, आप स्वर्गको लौट जाइये. हे सुरेश्वर ! यदि वह मेरे संग जासकें ॥ २३ ॥ तो मैभी उनके संग स्वर्ग अथवा नरकमें जासक्ता हूं. इन्द्रने कहा हे नृपवर ! उनमेंसे किसीका अधिक पाप किसीका अधिक पुण्य भिन्न भिन्न है ॥ २४ ॥ अतएव हे भूप! वह सम्पूर्ण एकही समय स्वर्गके भोगनेका किसप्रकार अधिकार रखते हैं ! हरिश्चन्द्रने कहा हे वासव ! पौरवर्गोंके प्रभावसे ही राजालोग राज्यभोग करते है ॥ २५ ॥ महायज्ञका अनुष्ठान और पूर्त्तकार्य ( वापीकूपादि ) सम्पादन करते है इसमे सन्देह नहीं है. मैंने भी इसी प्रकार प्रजाके प्रभावसे सम्पूर्ण धर्मकार्यका अनुष्ठान किया है ॥ २६ ॥

इस कारण जिन्होंने राजसूययोगमें सम्पूर्ण द्रव्य दान किया है मैं स्वर्ग प्राप्त होनेकी इच्छासे उनको नहीं छोड़ूंगा. हे देवेश यदि उनका स्वर्गमें चलनेके अनुकूल पुण्य न हो तो जो कुछ मेरा पुण्य है ॥ २७ ॥ अर्थात् मैंने दानयज्ञ याग इत्यादि जो कुछ सत्कार्यका अनुष्ठान किया है वह उनका सब पुण्य स्वर्गभोगको प्राप्त हो यदि मैं अकेला उसका फल भोगूं तो बहुत समयतक भोगसक्ता हूं ॥ २८ ॥ परन्तु आपके प्रसादसे उनके संग उस कर्मका फल एकही दिनमें भोगलूं तो भी मुझको परमप्रिय है. सूतजीने कहा "यही होगा" ऐसा कहकर त्रिभुवनेश्वर इन्द्र ॥ २९ ॥ गाधिनन्दन विश्वामित्र और धर्म प्रसन्न हो योगबलसे उसी समय स्वर्गसे अयोध्याको चलआये वह मुहूर्त मात्रमें ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य और शूद्रयुक्त अयोध्यानगरीमें पहुँचे ॥ ३० ॥ और उनमेंसे देवराज इन्द्रने कहा कि नगर

इत्थंकारात्करिष्येनानहंस्वर्गलिप्सया ॥ यद्यस्तिपुण्यंमेकिंचिदस्तितद्येप्सितम् ॥ २७ ॥ दत्तमिष्टमथोजप्तंसामान्यंतेस्तदस्तुनः ॥ बहुकालोपभोग्यंनमैवकंनपमकर्मगम् ॥ २८ ॥ तदहस्तुदिनमप्येकंतैःसमंत्वत्प्रसादतः ॥ मूतउवाच ॥ एवंभविष्यतीत्युक्त्वाशक्रस्त्रिभुवनेश्वरः ॥२९॥ प्रसन्नचेतनाधर्मो विश्वामित्रश्चगाधिजः ॥ गत्वानगरंसर्वंचातुर्वर्ण्यसमाकुलम् ॥ ३० ॥ हरिश्चंद्रस्यनिकटेप्रोवाचविबुधाधिपः ॥ आगच्छंतु जनाःशीघ्रंस्वर्गलोकंसुदुर्लभम् ॥ ३१ ॥ धर्मप्रसादात्संप्राप्तंसर्वैर्युष्माभिरेवतु ॥ हरिश्चंद्रोऽपितान्सर्वाञ्जनान्नगरवासिनः ॥ ३२ ॥ प्राहराजा धर्मपरोदिवमारुह्यतामिति ॥ मूतउवाच ॥ तदिंद्रस्यवचःश्रुत्वाप्रीतास्तस्यचभूपतेः ॥ ३३ ॥ येसंसारेषुनिर्विण्णास्तेधुरंस्वसुतेषुवै ॥ कृत्वा प्रहृष्टमनसोदिवमारुरुहुर्जनाः ॥ ३४ ॥ विमानवरमारूढाःसर्वेभास्वरविग्रहाः ॥ तदासंभूतहर्षास्तेहरिश्चंद्रश्चपार्थिवः ॥३५॥ राज्येऽभिषिच्य तनयंरोहिताख्यंमहामनाः ॥ अयोध्याख्येपुरेरम्येहृष्टपुष्टजनान्विते ॥३६॥ तनयंसुहृदश्चापिप्रतिपूज्याभिनंद्यच ॥ पुण्येनलभ्यांविपुलांदेवादीनांसुदुर्लभाम् ॥ ३७ ॥

निवासी सम्पूर्ण मनुष्य शीघ्र राजा हरिश्चन्द्रके समीप आवें आज वह हरिश्चन्द्रके धर्मबलसे दुर्लभ स्वर्गलोकको प्राप्त हुये॥ ३१॥यह बात कहकर नागरिक मनुष्योंको हरिश्चन्द्रके समीप ले आये, तब उन धार्मिकप्रवर राजा हरिश्चन्द्रने भी नगरनिवासी मनुष्योंसे॥ ३२॥कहा तुम सम्पूर्णही मेरे साथ स्वर्गको चलो । सूतजीने कहा वह सुरपति और भूपतिके इस प्रकार वचन सुनकर अत्यन्त आनंदित हुए और उनमें जो संसारकी वासनासे विरत हुए थे वह अपने अपने पुत्रोंके ऊपर संसारिक भार डाल आनंदहृदयसे स्वर्गमें चलनेको उद्यत हुए॥ ३३॥ ३४॥तब प्रजा ज्योतिर्मय देहधारणकर श्रेष्ठ विमानपर चढ अत्यन्त आनंदित हुई तब महानुभाव महीपाल हरिश्चन्द्रने ॥ ३५ ॥ अपने पुत्र रोहिताश्वको राज्यपर अभिषिक्तकर हृष्टपुष्ट मनुष्योंसे पूर्ण रमणीय अयोध्यानगरी कर ॥ ३६ ॥ सुहृद् मंत्री और पुत्रका

सत्कार और अभिनंदन कर पुण्यसे प्राप्त हुई देवादिकोंको दुर्लभ॥ ३७॥अपने पुण्यप्रभावसे प्राप्त विपुलकीर्ति लाभकर किंकिणीजालमंडित अतुल कामगामी सुशोभित देवदुर्लभ विमानपर विराजमान हुए॥ ३८॥फिर सर्व शास्त्रके जाननेवाले दैत्यगुरु महाभाग शुक्राचार्यने राजा हरिश्चंद्रको विमानमें देखकर तिससमय यह गाथा गाई ॥ ३९ ॥ शुक्र बोले, अहो तितिक्षाका क्या आश्चर्य माहात्म्य है ? दानका क्या महत्त्वफल है ! आज जिसके प्रभावसे राजा हरिश्चंद्रने महेन्द्रका सालोक्य प्राप्तकिया ॥ ४० ॥ सूतजीने कहा यह हरिश्चंद्रके सम्पूर्ण चरित्र आपसे वर्णन किये, यदि दुःखी मनुष्य इसको सुने तो सर्वदा सुख प्राप्त होता है, इसमें संदेह नहीं॥ ४१॥अधिक क्या इसके प्रभावसे स्वर्गाभिलाषी स्वर्ग पुत्राभिलाषी पुत्र, भार्याकी इच्छा करनेवाला भार्या,राज्य प्रार्थी मनुष्य राज्यपर्यन्त प्राप्त करसक्ता है

संप्राप्यकीर्तिमतुलांविमानेसमहीपतिः ॥ आसांचक्रेकामगमेक्षुद्रघंटाविराजिते ॥ ३८ ॥ ततस्तर्हिसमालोक्यश्लोकमंत्रंतदाजगौ॥ दैत्याचार्योमहाभागःसर्वशास्त्रार्थतत्त्ववित् ॥३९॥ शुक्रउवाच ॥ अहोतितिक्षामाहात्म्यमहोदानफलंमहत् ॥ यदागतोहरिश्चंद्रोमहेंद्रस्यसलोकताम् ॥ ॥ ४० ॥ सूतउवाच ॥ एतत्तेसर्वमाख्यातंहरिश्चंद्रस्यचेष्टितम् ॥ यःशृणोतिचदुःखार्तःससुखंलभतेऽन्वहम् ॥ ४१ ॥ स्वर्गार्थीप्राप्नुयात्स्वर्गंसुतार्थीसुतमाप्नुयात् ॥ भार्यार्थीप्राप्नुयाद्भार्यांराज्यार्थीराज्यमाप्नुयात् ॥ ४२ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेहरिश्चंद्रोपाख्यानेसप्तविंशोऽध्यायः ॥ २७ ॥ जनमेजयउवाच ॥ विचित्रमिदमाख्यानंहरिश्चंद्रस्यकीर्तितम् ॥ शताक्षीपादभक्तस्यराजर्षेर्धार्मिकस्यच ॥ १ ॥ शताक्षीसाकुतोजातादेवीभगवतीशिवा ॥ तत्कारणंवदमुनेसार्थकंजन्ममेकुरु ॥ २ ॥ कोहिदेव्यागुणाञ्छृण्वंस्तृप्तिंयास्यतिशुद्धधीः॥ पदेपदेऽश्वमेधस्यफलमक्षय्यमश्नुते ॥३॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिशताक्षीसंभवंशुभम् ॥ तवाऽवाच्यंनमेकिंचिद्देवीभक्तस्यविद्यते॥४॥

॥ ४२ ॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां सप्तविंशोऽध्यायः॥ २७॥जनमेजयने कहा हे ऋषिवर!शताक्षी देवीके चरणकमलोंके भक्त परमधार्मिक राजर्षि हरिश्चन्द्रका जो उपाख्यान कहा यह अत्यन्त विचित्र है ॥ १ ॥ वह शिवा रमणीय देवी भगवती किसकारणसे शताक्षी हुई ? हे मुने ! आप उसका कारण कहकर मेरा जन्म सफल कीजिये॥ २॥अकृतज्ञ मनुष्यही देवीके गुण सुनकर तृप्त होसकते है, परन्तु विमलबुद्धि मनुष्य उनके गुण सुनकर तृप्त नहीं होसक्ते, अधिक क्या देवीके गुण वर्णित एक २ शब्द सुननेसे अश्वमेध यज्ञका श्रेष्ठ फल प्राप्त होता है इसमें सन्देह नहीं है ॥ ३ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! शताक्षी देवीका

पवित्र उत्पत्तिविषय कहता हूं तुम देवीके परमभक्त हो इसकारण तुमसे मेरा न कहने योग्य कुछ नहीं है ॥ ४ ॥ पूर्वकालके समय दुर्गमनामक अत्यन्त निष्ठुर एक महादानव था, उस रुरुपुत्र महाबलवान् दानवने हिरण्याक्षके वंशमे जन्म ग्रहण किया ॥ ५ ॥ उसने एक समय मनमें विचार किया कि, मुनिगण वेदविहित मंत्रसे होम करते हैं वह होमीय हव्य भक्षण कर देवतागण संतुष्ट होते हैं इससे वह बलगर्वित होकर वेदोक्त अस्त्र शस्त्रद्वारा हमको नष्ट करते है अतएव वेदही देवताओंका बल है इस कारण वेदके नष्ट होनेपरही देवता नष्ट होंगे इसमें संदेह नहीं. अतएव देवताओंका विनाश करनेके लिये वेदको नष्ट करना श्रेष्ठ है, इसके सिवाय अन्य उपाय कोई नहीं है ॥ ६ ॥ वेदकर्ताकी आराधनासेही यह कार्य सिद्ध होगा अतएव उनकीही आराधना करूंगा. इसप्रकार मनमें निश्चयकर तपस्या करनेको हिमालयमें चलागया. वह हृदयमें ब्रह्माजीका ध्यान करता हुआ काल व्यतीत करने लगा ॥ ७ ॥ वह हजारवर्षपर्यन्त कठोर तपस्याके अनुष्ठानमें

दुर्गमाख्योमहादैत्यःपूर्वंपरमदारुणः ॥ हिरण्याक्षान्वयेजातोरुरुपुत्रोमहाखलः ॥ ५ ॥ देवानांतुबलंवेदोनाशेतस्यसुराअपि ॥ नंक्ष्यंत्येवन संदेहोविधेयंतावदेवतत् ॥ ६ ॥ विमृश्यैतत्तपश्चर्यांगतःकर्तुंहिमालये ॥ ब्रह्माणंमनसाध्यात्वावायुभक्षोव्यतिष्ठत ॥ ७ ॥ सहस्रवर्षपर्यंतंचका रपरमंतपः ॥ तेजसातस्यलोकास्तुसंतप्ताःससुरासुराः ॥ ८ ॥ ततःप्रसन्नोभगवान्हंसारूढश्चतुर्मुखः॥ ययौतस्मैवरंदातुंप्रसन्नमुखपंकजः ॥९॥ समाधिस्थंमीलिताक्षंस्फुटमाहचतुर्मुखः॥ वरंवरयभद्रंतेयस्तेमनसिवर्तते ॥ १० ॥ तवाऽद्यतपसातुष्टोवरदेशोऽहमागतः ॥ श्रुत्वाब्रह्ममुखाद्वा णींव्युत्थितःससमाहितः ॥ ११ ॥ पूजयित्वावरंवव्रेवेदान्देहिसुरेश्वर ॥ त्रिषुलोकेषुयेमंत्राब्राह्मणेषुसुरेष्वपि ॥ १२ ॥ विद्यंतेतेतुसान्निध्येमम संतुमहेश्वर ॥ बलंचदेहियेनस्याद्देवानांचपराजयः ॥ १३ ॥

रतरहा अतएव उसके तेजप्रभावसे सुरासुर इत्यादि सम्पूर्ण लोक संतप्त होगये ॥ ८ ॥ इसी समय भगवान् चतुरानन ब्रह्मा इनसे प्रसन्न हुए और हंसपर चढ उसको वर देनेके निमित्त आये ॥ ९ ॥ उस समाधिस्थित निमीलितनेत्र ( मुंदेनेत्र ) दानवसे चतुराननने स्वरूपसे कहा, तुम्हारा मंगल हो, इस समय तुम अभिलषित वरकी प्रार्थना करो ॥ १० ॥ अब मै तुम्हारी तपस्यासे संतुष्ट होकर वर देनेको आया हूं, वह ब्रह्माजीके इसप्रकार वचन सुन समाधि छोडकर उठा ॥ ११ ॥ आर उनकी यथाविधि पूजा करके कहा हे सुरेश्वर ! मुझको सम्पूर्णवेद प्रदान कीजिये. हे महेश्वर ! त्रिलोकीमें ब्राह्मण और देवताओंके पास जो सम्पूर्ण वेदमंत्र विद्यमान है ॥ १२ ॥ वह सम्पूर्ण वेदमंत्र मेरे पास विद्यमान रहै और जिससे देवतागण पराजित हों मुझको ऐसा बलप्रदान कीजिये ॥ १३ ॥

चतुर्वेदकर्ता परमेश्वर ब्रह्मा उसके इसप्रकार वचन सुन तथास्तु कहकर सत्यलोकको चलेगये ॥ १४ ॥ तबसे ही ब्राह्मणलोग सम्पूर्ण वेदोको भूलगये अतएव स्नान, संध्या, नित्य होम, श्राद्धयज्ञ और जप इत्यादि क्रिया सब लुप्त होगई॥ १५॥ तिसकाल भूमंडलमें महा हाहाकार शब्द होनेलगा, ब्राह्मणलोग परस्पर कहनेलगे कि, यह कैसे हुआ यह कैसे हुआ ॥ १६॥ इस समय वेदोंका अभाव होनेसे अब हमको क्या करना चाहिये इस प्रकार भूलोकमें परमदारुण घोर अनर्थ उपस्थित होनेपर ॥ १७॥ देवतागण होमीय हविका भाग न पाकर क्रमशः दुर्बल हुए. इसी समय उस दानवने अमरावती नगरीको घेर लिया ॥ १८ ॥ अतएव देवतागण वज्रके समान कठिनदेह उस असुरके साथ संग्राम करनेमे असमर्थ हो दूसरे स्थानोंमें चले गये॥ १९॥ वह सुमरुपर्वतकी गुहा और पर्वतके दुर्गमप्रदेशका आश्रय लेकर

इति तस्यवचःश्रुत्वातथाऽस्त्विति वचोवदन् ॥ जगामसत्यलोकंतुचतुर्वेदेश्वरःपरः ॥ १४ ॥ ततःप्रभृतिविप्रैस्तुविस्मृतावेदराशयः ॥ स्नानसंध्यानित्यहोमश्राद्धयज्ञजपादयः ॥ १५ ॥ विलुप्ताधरणीपृष्ठेहाहाकारोमहानभूत् ॥ किमिदंकिमिदंचेतिविप्राऊचुःपरस्परम् ॥ १६ ॥ वेदाभावात्तदस्माभिःकर्तव्यंकिमतःपरम् ॥ इतिभूमौमहानर्थेजातेपरमदारुणे ॥ १७ ॥ निर्जराःसजराजाताहविर्भागाद्यभावतः ॥ रुरोधसतदादैत्योनगरीममरावतीम् ॥ १८॥ अशक्तास्तेनतेयोद्धुंवज्रदेहासुरेणच ॥ पलायनंतदाकृत्वानिर्गतानिर्जराःक्वचित् ॥ १९ ॥ निलयंगिरिदुर्गेषुरत्नसानुगुहासुच ॥ संस्थिताःपरमांशक्तिंध्यायंतस्तेपरांबिकाम् ॥ २० ॥ अग्नौहोमाद्यभावात्तुवृष्ट्यभावोऽप्यभून्नृप ॥ वृष्टेरभावेसंशुष्कंनिर्जलंचापिभूतलम् ॥ २१ ॥ कूपवापीतडागाश्चसरितःशुष्कतांगताः ॥ अनावृष्टिरियंराजन्नभूच्चशतवार्षिकी ॥ २२ ॥ मृताःप्रजाश्चबहुधागोमहिष्यादयस्तथा ॥ गृहेगृहेमनुष्याणामभवच्छवसंग्रहः ॥ २३ ॥ अनर्थेत्वेवमुद्भूतेब्राह्मणाःशांतचेतसः ॥ गत्वाहिमवतःपार्श्वेरिराधयिषवःशिवाम् ॥ २४॥

परमशक्ति पराम्बिकाका ध्यान करनेलगे ॥ २० ॥ हे राजन्! अग्निमें आहुति देनेसे वह सूर्यलोकमे आस्थित होकर वृष्टिमें परिणत होती है इसकारण होमकार्यके न होनेसे वृष्टिकाभी अत्यन्त अभाव होगया. वृष्टिके अभावसे भूमंडल शुष्क होकर किसी स्थानमें जलका लेशमात्र नहीं रहा॥ २१ ॥ अधिक क्या कूप, वापी, तडाग और सरिता सबही शुष्क होगये यह अनावृष्टि एक शत वर्ष कालपर्यन्त स्थिर रही थी ॥ २२ ॥ असंख्य प्रजा और अनेक गौ तथा महिष इत्यादि सम्पूर्ण मरगये, उन सम्पूर्ण मनुष्योके मृतकदेह प्रत्येक घरमें ढेरके ढेर पडे रहे उनका दाहादि कार्य करनेके लिये कोई मनुष्य नहीं मिला॥ २३ ॥ इसप्रकार अनर्थ उपस्थित होनेपर शान्तचित्त ब्राह्मणलोग शिवाकी आराधना करनेके लिये अभिलाषी होकर हिमालयके पार्श्वदेशमें चलेगये ॥ २४ ॥

वह तद्गतचित्त हो निराहार रहकर समाधि ध्यान और पूजाद्वारा प्रतिदिन देवीका स्तव करनेलगे अधिक क्या उनकीही शरणागत होकर उनका स्तव करनेमें प्रवृत्त हुए ॥ २५ ॥ हे महेशानि ! आप हमारे प्रति दया कीजिये. हे अम्बिके ! सम्पूर्ण अपराधसे अपराधी पामरजनोंके ऊपर ऐसा कोपकरना आपको श्लाघनीय नहीं है ॥ २६ ॥ अतएव हे देवेशि ! आप क्षमा कीजिये यदि हमारे पातकसे आपको क्रोध हुवा है तो उस विषयमें भी हमारा कुछ अपराध नहीं २.- कारण कि, आपही अन्तर्यामि रूपसे सबके हृदयमें वासकरती हैं अतएव आपही जिसको जिसकार्यमें नियुक्तकरती हैं वही उसको करता है ॥ २७ ॥ जप पूजा और होमादिका अनुष्ठान करनेसे अन्यान्य देवतागण सन्तुष्टहोकर फलप्रदान करते हैं वेदमंत्रके अभावसे उनकीभी सम्भावना नहीं किन्तु आप बालकके प्रति माताकी समान स्मरण करते ही दयायुक्त होती हो अतएव आपके सिवाय इस प्रजाकी अन्यगति नहीं है. हे महेश्वरि ! आप जो इच्छा करैं वही करसक्ती

समाधिध्यानपूजाभिर्देवींतुष्टुवुरन्वहम् ॥ निराहारास्तदासक्तास्तामेवशरणंययुः ॥ २५ ॥ दयांकुरुमहेशानिपामरेषुजनेषुहि ॥ सर्वापराधयुक्तेषुनैतच्छ्लाघ्यंतवांबिके ॥ २६ ॥ कोपंसंहरदेवेशिसर्वांतर्यामिरूपिणि ॥ त्वयायथाप्रेर्यतेयंकरोतिसतथाजनः ॥ २७ ॥ नाऽन्यागतिर्जनस्याऽस्यकिंपश्यसिपुनःपुनः ॥ यथेच्छसितथाकर्तुंसमर्थासिमहेश्वरि ॥२८॥ समुद्धरमहेशानिसंकटात्परमोत्थितात् ॥ जीवनेनविनाऽस्माकंकथंस्यात्स्थितिरंबिके ॥ २९ ॥ प्रसीदत्वंमहेशानिप्रसीदजगदंबिके ॥ अनंतकोटिब्रह्मांडनायिकेतेनमोनमः ॥३०॥ नमःकूटस्थरूपायैचिद्रूपायैनमोनमः ॥ नमोवेदांतवेद्यायैभुवनेश्यैनमोनमः ॥३१॥ नेतिनेतीतिवाक्यैर्याबोध्यतेसकलागमैः॥तांसर्वकारणांदेवींसर्वभावेनसन्नताः ॥३२॥

हैं इसकारण आपसे वारंवार कहते हैं ॥ २८ ॥ हे अम्बिके ! जलके अतिरिक्त हमारा जीवन किसप्रकर रक्षित होसक्ता है ? अतएव हे महेशानि ! इस उपस्थित विषय संकटसे शीघ्र उद्धार कीजिये ॥ २९ ॥ हे महेश्वरि ! आप ही जगत्की जननी हैं इसकारण जगत्वासी मनुष्योंके प्रति प्रसन्न हूजिये आपही अनन्तकोटि ब्रह्माण्डकी एकमात्र अधीश्वरी है अतएव आपको वारंवार नमस्कार करते हैं ॥ ३० ॥ आपही कूटस्थ चैतन्यस्वरूप है सुतरां आपको नमस्कार करते हैं आपही चिद्घनस्वरूपिणी आद्या शक्ति है आपको वारंवार नमस्कार करते हैं । आपही वेदप्रतिपाद्य है आपको प्रणाम करते है आपही भुवनेश्वरी हैं. आपको वारंवार प्रणाम करते हैं ॥ ३१ ॥ सम्पूर्ण वेदवाक्य "यह नहीं यह नहीं" इस प्रकार नश्वर वस्तुके निषेधद्वारा जिनको प्रतिपादित करते हैं जो सम्पूर्ण जगत्की कारणस्वरूप हैं उन्हीं देवीको हम सर्वान्तः करणसे प्रणाम करते हैं ॥ ३२ ॥

जब उन ब्राह्मणोंने महेश्वरी पार्वतीका इसप्रकार स्तव किया तब देवी भुवनेश्वरीने अपने शरीरमे असंख्यनेत्र प्रगट कर अपनी मूर्ति दिखाई ॥ ३३ ॥ उनका वर्ण अञ्जनके ढेरकी समान नीला नेत्र नीलकमलके समान और चौडे दोनो स्तन कठिन समान भावसे ऊँचे और गोलाकार स्तन स्थूल परस्पर संलग्न परस्पर मिले हुए ॥ ३४ ॥ और चार उनकी भुजा दक्षिण हाथके ऊपर हाथमें कमल-वाम हाथके ऊपर हाथमें महाधनु, नीचेके हाथमें क्षुधा, तृषा और ज्वरनाशक सीमारहित रसयुक्त शाक फल पुष्प और मूल सन्निविष्ट सम्पूर्ण सौभाग्यकी सारस्वरूप लावण्यमय ॥ ३५॥३६ ॥ करोड सूर्यके समान ज्योतिर्मय और करुणा रसकी सागर उन जगद्धात्रीने इसप्रकार रूप दिखाकर नेत्रोंसे असंख्य ॥ ३७ ॥ जलधारा छोडी. उस लोचनसमुद्भूत जलसे सम्पूर्ण लोकोंमें नवरात्रि पर्यन्त

इतिसंप्रार्थितादेवीभुवनेशीमहेश्वरी ॥ अनंताक्षिमयंरूपंदर्शयामासपार्वती ॥३३॥ नीलांजनसमप्रख्यंनीलपद्मायतेक्षणम् ॥ सुकर्कशसमोत्तुंगवृत्तपीनघनस्तनम् ॥ ३४ ॥ बाणमुष्टिचकमलंपुष्पपल्लवमूलकान् ॥ शाकादीन्फलसंयुक्ताननंतरससंयुतान्॥३५॥ क्षुत्तृड्जरापहान्हस्तैर्बिभ्रतीचमहाधनुः॥सर्वसौंदर्यसारंतद्रूपंलावण्यशोभितम् ॥३६॥ कोटिसूर्यप्रतीकाशंकरुणारससागरम् ॥ दर्शयित्वाजगद्धात्रीसानंतनयनोद्भवा ॥३७ ॥ मोचयामासलोकेषुवारिधाराःसहस्रशः ॥ नवरात्रंमहावृष्टिरभून्नेत्रोद्भवैर्जलैः ॥ ३८ ॥ दुःखितान्वीक्ष्यसकलान्नेत्राश्रूणिविमुञ्चती ॥ तर्पितास्तेनतेलोकाओषध्यःसकलाअपि ॥ ३९ ॥ नदीनदप्रवाहास्तैर्जलैःसमभवन्नृप ॥ निलीयसंस्थिताःपूर्वंसुरास्तेनिर्गताबहिः ॥ ४० ॥ मिलित्वाससुराविप्रादेवींसमभितुष्टुवुः ॥ नमोवेदांतवेद्यतेनमोब्रह्मस्वरूपिणि ॥ ४१ ॥ स्वमाययासर्वजगद्विधात्र्यैतेनमोनमः ॥ भक्तकल्पद्रुमेदेविभक्तार्थंदेहधारिणि ॥ ४२ ॥

महावृष्टि हुई॥ ३८॥वह सम्पूर्ण लोकोका दुःख देखकर करुणावश नेत्रोंसे बराबर अश्रु वर्षण करनेलगीं सुतरां उस जलसे सम्पूर्ण लोक और समस्त औषधि तृप्त हुईं ॥ ३९॥ अधिक क्या उस जलसमूह द्वारा सम्पूर्ण नद और नदियें बहने लगीं. हे राजन् ! जो देवतालोग गुहामे छिप रहे थे वह सभी निकले ॥ ४०॥ फिर ब्राह्मण-लोग देवताओंके सहित मिलित होकर देवीका स्तव करनेलगे आप वेदान्तद्वारा जानी जाती हैं ब्रह्मस्वरूपिणी हो अतएव आपको वारंवार नमस्कार करते हैं ॥ ॥ ४१ ॥ आपही अपनी मायाद्वारा समस्त जगत्का विधान करती हैं अतएव आपको वारंवार नमस्कार करते हैं. हे देवि ! आप कल्पद्रुमकी समान

भक्तोंको अभीष्टप्रदान करती है इसीकारण आपने भक्तोंकी मनोवाञ्छा पूर्ण करनेके लिये देह धारण किया है ॥४२ ॥ हे भुवनेश्वरि ! आप सदा तृप्त रहती है
सुतरां आपकी तुलना नहीं है अतएव आपको हम प्रणाम करते है हे देवि।हमारी शान्तिके लियेही आपने अतुल असंख्यनेत्र धारण किये हैं॥४३॥अतएव आपसे
अब ही शताक्षी नामसे अभिहित होंगी. हे मातः । हे अम्बिके ! हम क्षुधासे अत्यन्त कातर है सुतरां हमारी स्तव करनेकी सामर्थ्य नहीं है ॥४४॥ अतएव हे
महेशानि।आप हमारे प्रति दया प्रकाश करके सम्पूर्ण वेदोंका उद्धार कीजिये. व्यासजीने कहा हे महाराज । देवता और ब्राह्मणोंके इसप्रकार वचन सुनकर शिवा
ने अपने करस्थित शाक ॥ ४५ ॥ स्वादिष्ठ फल और मूलादि भक्षण करनेके लिये उनको अर्पण किये ॥४६॥ उन्होंने प्रार्थित होकर जबतक नवीन अन्न
उत्पन्न न हुआ तबतक मनुष्य भोज्य असीम रसयुक्त अनेक प्रकारका अन्न मनुष्योंको और पशुभोज्य तृणादि पशुओंको प्रदान किया. हे राजन् ! उसी दिनसे

नित्यतृप्तेनिरुपमेभुवनेश्वरितेनमः ॥ अस्मच्छांत्यर्थमतुलंलोचनानांसहस्रकम् ॥ ४३ ॥ त्वयायतोधृतंदेविशताक्षीत्वंततोभव ॥ क्षुधयापीडि
तामातःस्तोतुंशक्तिर्नचाऽस्तिनः ॥४४॥ कृपांकुरुमहेशानिवेदानप्याहरांबिके॥व्यासउवाच ॥ इतितेषांवचःश्रुत्वाशाकान्स्वकरसंस्थितान् ॥
॥४५॥स्वादूनिफलमूलानिभक्षणार्थंददौशिवा ॥ नानाविधानिचान्नानिपशुभोज्यानियानिच॥४६॥काम्यानंतरसैर्युक्तान्यानवीनोद्भवंददौ॥
शाकंभरीतिनामाऽपितद्दिनात्समभून्नृप ॥४७॥ ततःकोलाहलेजातेदूतवाक्येनबोधितः ॥ ससैन्यःसायुधोयोद्धुंदुर्गमाख्योसुरोययौ ॥४८ ॥
सहस्राक्षौहिणीयुक्तःशरान्मुचंस्त्वरान्वितः॥ रुरोधदेवसैन्यंतद्यद्देव्यग्रेस्थितंपुरा ॥४९॥ तथाविप्रगणंचैवरोधयामाससर्वतः॥ ततःकिलकिला
शब्दःसमभूद्देवमंडले ॥५०॥ त्राहित्राहीतिवाक्यानिप्रोचुःसर्वेद्विजामराः ॥ ततस्तेजोमयंचक्रंदेवानांपरितःशिवा ॥५१॥ चकाररक्षणार्थाय
स्वयंतस्माद्बहिःस्थिता ॥ ततःसमभवद्युद्धंदेव्यादैत्यस्यचोभयोः ॥ ५२ ॥

देवीका शाकम्भरी नाम हुआ ॥ ४७॥ जब इससे घोर कोलाहल हुआ तब दुर्गमनामक असुरने दूतके मुखसे यह सम्पूर्ण वृत्तान्त जान शस्त्रधारणपूर्वक सैन्य
के सहित युद्धयात्रा की ॥ ४८ ॥ उसने एक सहस्र अक्षौहिणी सेना ले शर छोडते छोडते शीघ्र जाय देवीके आगे स्थित उस देवसैन्य ॥ ४९ ॥ और ब्राह्म
णोंको चारों ओरसे घेर लिया यह देखकर देवताओंके मण्डलमें कोलाहलध्वनि होनेलगी ॥५०॥तब देवता और ब्राह्मण सभीने मिलकर कहा हे देवी! रक्षाकरो
रक्षाकरो ! तब शिवाने देव और ब्राह्मणोंकी रक्षाके लिये उनके चारोंओर तेजोमय चक्र उत्पन्नकिया ॥५१॥ और स्वयं उसके बाहर रहीं इसके उपरान्त देवी
और दानव दोनोंका घोर अद्भुत युद्ध आरम्भ हुआ ॥ ५२ ॥

निरन्तर शरवर्षणकी छटाओंसे सूर्यमण्डल ढकगया, इसलिये अन्धकारके कारण योधालोग लक्ष्यस्थिर न करसके. इसीसमय शरोंके परस्पर घिसनेसे अग्नि उत्पन्न होनेके कारण युद्धस्थल और भी प्रभामय होगया ॥५३॥ कठोर ज्या शब्दसे दिशाये मानो वहरी होगईं. इसीसमयमे देवीके शरीरसे शक्तियें निकलीं ॥५४॥ कालिका, तारिणी,षोडशी,त्रिपुरा,भैरवी,कमला,बगला,मातङ्गी,त्रिपुरसुन्दरी ॥५५॥ कामाक्षी,तुलजादेवी,जम्भिनी,मोहिनी,छिन्नमस्ता और अयुतबाहु, गुह्यकाली इत्यादि समस्त प्रधान शक्तिये देवीके शरीरसे निकलीं ॥५६॥ फिर बत्तीस शक्ति इसके उपरान्त,चौसठ शक्ति इसके पीछे असंख्य शक्ति शस्त्रसहित देवीके शरीरसे निकलीं ॥५७॥ परन्तु शक्तियोंके एक शत अक्षौहिणी सेना नष्टकरनेपर समरस्थलमें मृदङ्ग शंख वीणा इत्यादि वाद्यध्वनि होने लगी ॥५८ ॥ इसी अव

शरवर्षसमाच्छन्नसूर्यमंडलमद्भुतम् ॥ परस्परशरोद्धर्षसमुद्भूताग्निसुप्रभम् ॥ ५३ ॥ कठोरज्याटणत्कारबधिरीकृतदिक्तटम् ॥ ततोदेवीशरीरात्तुनिर्गतास्तीव्रशक्तयः ॥ ५४ ॥ कालिकातारिणीबालात्रिपुराभैरवीरमा ॥ बगलाचैवमातंगीतथात्रिपुरसुंदरी ॥ ५५ ॥ कामाक्षीतुलजादेवीजंभिनीमोहिनीतथा ॥ छिन्नमस्तागुह्यकालीदशसाहस्रबाहुका ॥ ५६ ॥ द्वात्रिंशच्छक्तयश्चाऽन्याश्चतुष्षष्टिमिताःपराः ॥ असंख्यातास्ततोदेव्यःसमुद्भूतास्तुसायुधाः ॥ ५७ ॥ मृदंगशंखवीणादिनादितंसंगरस्थलम् ॥ शक्तिभिर्दैत्यसैन्येतुनाशितेऽक्षौहिणीशते ॥५८॥ अग्रेसरःसमभवद्दुर्गमोवाहिनीपतिः ॥ शक्तिभिःसहयुद्धंचचकारप्रथमंरिपुः ॥ ५९॥ महद्युद्धंसमभवद्यत्राऽभूद्रक्तवाहिनी ॥ अक्षौहिण्यस्तुताःसर्वाविनष्टादशभिर्दिनैः ॥ ६० ॥ ततएकादशेप्राप्तेदिनेपरमदारुणे ॥ रक्तमाल्यांबरधरोरक्तगंधानुलेपनः ॥ ६१ ॥ कृत्वोत्सवंमहांतंतुयुद्धायरथसंस्थितः ॥ संरंभेणैवमहताशक्तीःसर्वाविजित्यच ॥ ६२ ॥ महादेवीरथाग्रेतुस्वरथंसंन्यवेशयत् ॥ ततोऽभवन्महद्युद्धंदेव्यादैत्यस्यचोभयोः ॥ ६३ ॥

सरमें वह सेनापति सुरशत्रु दुर्गम असुर सन्मुख उपस्थित होकर पथम शक्तियोंके सहित संग्राम करने लगा ॥५९॥ क्रमानुसार वह युद्ध ऐसा घोर होगया कि, दश दिनमेंही वह सम्पूर्ण अक्षौहिणी नष्ट होगई यही क्या मृतक योधाओंकी रुधिरधारासे रक्तकी नदियें बहने लगीं ॥ ६० ॥ फिर दारुण ग्यारहवां दिन उपस्थित होनेपर वह दानव कटिमें लालवस्त्र पहरे गलेमें रक्तमाल्य धारण और सर्वाङ्गमे लालचन्दन लेपनपूर्वक ॥६१॥ महामहोत्सवकर युद्धकेलिये रथपर चढा तब उसने अतीव ( परिश्रमसे ) समस्त शक्तियोंको जीतकर ॥ ६२ ॥ महादेवीके सन्मुख अपना रथ स्थापन किया, इसके उपरान्त देवी और दानव दोनोंका

दो पहरतक घोर युद्ध हुआ ॥ ६३ ॥ त्राससे लोकोंका हृदय कम्पित होने लगा इसी समय देवी जगदम्बिकाने अत्यन्त उग्र पंद्रहवाण छोडे ॥६४॥ चार शरसे उसके चारों वाहन, एक शरसे उसका सारथि, दो शरसे उसके दोनों नेत्र और दो शरसे उसकी दोनों भुजा, एक शरसे उसकी ध्वजा ॥६५॥ और पाँच शरसे उसका हृदय वींधडाला. तव उसने रुधिरको वमन करते करते परमेश्वरीके सन्मुखही प्राणत्याग किया॥६६॥इसीसमय उसके शरीरसे निकला हुआ तेज देवीके शरीरमें लीन होगया.उस महाबलवान् दानवके मारे जानेपर तीनों जगत्ने शान्ति भाव धारण किया ॥ ६७ ॥ फिर हारि हर ब्रह्मा और अन्यान्यदेवता भक्तिपूर्वक गद्गदवचनोंसे जगदम्बिकाका स्तव करनेमें प्रवृत्त हुए॥६८॥देवताओंने कहा हे शिवे!भ्रमरूप जगत्के परिवर्त्तनका आपही एकमात्र कारण है, सुतरां आपही प्राणीमात्रकी अधीश्वरी है ऐसा न होनेसे आप शाकादि द्वारा प्राणियोंका पालन क्यों करतीं?अतएव हे शतलोचने हम आपको वारंवार प्रणाम करते हैं ॥६९॥

प्रहरद्वयपर्यंतंहृदयत्रासकारकम् ॥ ततःपंचदशाऽत्युग्रबाणान्देवीमुमोचह ॥ ६४ ॥ चतुर्भिश्चतुरोवाहान्वाणेनैकेनसारथिम् ॥ द्वाभ्यांनेत्रे भुजौद्वाभ्यांध्वजमेकेनपत्रिणा ॥ ६५ ॥ पंचभिर्हृदयंतस्यविव्याधजगदंबिका ॥ ततोवमन्सरुधिरंममारपुरईशितुः ॥ ६६ ॥ तस्यतेजस्तुनिर्गत्यदेवीरूपेविवेशह ॥ हतेतस्मिन्महावीर्येशांतमासीज्जगत्रयम् ॥ ६७ ॥ ततोब्रह्मादयःसर्वेतुष्टुवुर्जगदंबिकाम् ॥ पुरस्कृत्यहरीशानौभक्त्या गद्गदयागिरा ॥ ६८ ॥ देवाऊचुः॥ जगद्भ्रमविवर्तैककारणेपरमेश्वरि ॥ नमःशाकंभरिशिवेनमस्तेशतलोचने ॥ ६९ ॥ सर्वोपनिषदुद्घुष्टे दुर्गमासुरनाशिनि ॥ नमोमायेश्वरिशिवेपंचकोशांतरस्थिते ॥ ७० ॥ चेतसानिर्विकल्पेनयांध्यायंतिमुनीश्वराः ॥ प्रणवार्थस्वरूपांतांभजामोभुवनेश्वरीम् ॥ ७१ ॥ अनंतकोटिब्रह्मांडजननींदिव्यविग्रहाम् ॥ ब्रह्मविष्णवादिजननींसर्वभावैर्नतावयम् ॥ ७२ ॥ कःकुर्यात्पामरान्दृष्ट्वा रोदनंसकलेश्वरः ॥ सदयांपरमेशानींशताक्षींमातरंविना ॥ ७३ ॥

हे शिवे ! समस्त उपनिषद् आपकी महिमा ( कथन ) करते हैं, अतएव आपही मायाकी अधीश्वरी होकर जीवोंके अन्नमयकोपमें विराजमान रहती हैं अतएव हे दुर्गमासुरनाशिनी!आपको नमस्कार करते हैं ॥७०॥ आपही प्रणवार्थ प्रतिपादित भुवनेश्वरी है सुतरां मुनीश्वर लोग निर्विकल्पचित्तसे आपकाही ध्यान करतेहैं अतएव हमभी आपकी भावना करते है ॥ ७१ ॥ आपही हमारे लिये समय समयमें दिव्यदेह धारण करती है वस्तुतः आपही अनन्त ब्रह्माण्डकी जननीहैं अधिक क्या ब्रह्मा हारि और हरकीभी उत्पन्नकरनेवाली हैं अतएव हम सर्वान्तःकरणसे आपको प्रणाम करते है ॥ ७२ ॥ आपही सबकी माता है इसकारण दयाके वशहो इन पामरजनोका दुःख देखकर आपही शतनेत्रोंसे रोदन करती है. किन्तु हे परमेशानि ! यदि कोई सम्पूर्णका ईश्वर हो तथापि आपके

अतिरिक्त और कोई रोदन नहीं करेगा ॥ ७३ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! ब्रह्मा विष्णु और हर इत्यादि देवताओंके इसप्रकार देवीका स्तव और अनेकप्रकार उत्तम द्रव्यद्वारा उनकी पूजा करनेपर वह तत्काल संतुष्ट हुईं ॥ ७४ ॥ तब देवीने प्रसन्नहोकर सम्पूर्ण वेदोंको लायकर ब्राह्मणोंको समर्पण किये अन्तमें उन कोकिलके समान मधुर बोलनेवालीने उनसे विशेषकरके कहा ॥ ७५ ॥ वेदही मेरा उत्तम तनु है अतएव तुम विशेष यत्न सहित इनकी रक्षा करो, इनकी अपेक्षा श्रेष्ठतम अन्य कुछ नहीं है. क्योंकि कल्याणके लियेही मैंने तुमको यह उपदेश दिया है ॥ ७६ ॥ ७७ ॥ मेरे उत्तम माहात्म्यको सदा पाठकरना मैं इससे सन्तुष्ट होकर तुम्हारी सम्पूर्ण आपदायें नष्ट करूंगी ॥ ७८ ॥ दुर्गम असुरका संहार करनेसे मेरा दुर्गमा नाम हुआ है अतएव जो पुरुष मेरा दुर्गमा नाम

व्यासउवाच ॥ इतिस्तुतासुरैर्देवीब्रह्मविष्णवादिभिर्वरैः ॥ पूजिताविविधैर्द्रव्यैःसंतुष्टाऽभूच्चतत्क्षणे ॥ ७४ ॥ प्रसन्नासातदादेवीवेदानाहृत्यसाददौ ॥ ब्राह्मणेभ्योविशेषेणप्रोवाचपिकभाषिणी॥७५॥ ममेयंतनुरुत्कृष्टापालनीयाविशेषतः ॥ ययाविनाऽनर्थएषजातोदृष्टोऽधुनैवहि॥७६॥ पूज्याऽहंसर्वदासेव्यायुष्माभिःसर्वदैवहि ॥ नाऽतःपरतरंकिंचित्कल्याणायोपदिश्यते ॥ ७७ ॥ पठनीयंममैतद्धिमाहात्म्यंसर्वदोत्तमम् ॥ तेन तुष्टाभविष्यामिहरिष्यामितथाऽऽपदः ॥ ७८ ॥ दुर्गमासुरहंत्रीत्वाद्दुर्गेतिममनामयः ॥ गृह्णातिचशताक्षीतिमायांभित्त्वाव्रजत्यसौ ॥ ७९ ॥ किमुक्तेनाऽत्रबहुनासारंवक्ष्यामितत्त्वतः ॥ संसेव्याऽहंसदादेवाःसर्वैरपिसुरासुरैः ॥ ८० ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तांतर्हितादेवीदेवानांचैवपश्यताम् ॥ संतोषंजनयंत्येवंसच्चिदानंदरूपिणी ॥८१॥ एतत्तेसर्वमाख्यातंरहस्यंपरमंमहत् ॥ गोपनीयंप्रयत्नेनसर्वकल्याणकारकम् ॥८२॥ यइमंशृणुयान्नित्यमध्यायंभक्तितत्परः॥सर्वान्कामानवाप्नोतिदेवीलोकेमहीयते॥८३॥इतिश्रीदेवीभागवतेम०सप्तमस्कंधेऽष्टाविंशोऽध्यायः॥२८॥

और शताक्षी नाम ग्रहण करेंगे वही मायाको दूरकर परमपद पासकेंगे ॥ ७९ ॥ अब अधिक कहनेका प्रयोजन नहीं है इस समय जो सार है वही कहती हूं, हे देवताओ ! सुर अथवा असुर सम्पूर्णही सदा मेरी सेवा करो ॥ ८० ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! वह सच्चिदानंदस्वरूपिणी देवी ऐसे वचनोंसे देवताओंका सन्तोष सम्पादन करके उनके सामनेही अंतर्धान होगई ॥ ८१ ॥ हे राजन् यह तो मैंने तुमसे अत्यन्त विस्तीर्ण परमरहस्य समस्तही वर्णन किया, किन्तु यह सम्पूर्णही कल्याणका आस्पद है अतएव इसको यत्न सहित गुप्त रक्खो ॥ ८२ ॥ जो मनुष्य भक्तिमें तत्पर होकर यह अध्याय नित्य श्रवण करता है वह सम्पूर्ण काम्यवस्तुओंको प्राप्त करके अन्तमें देवीके लोकमें पूजाको प्राप्त होता है॥ ८३ ॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायामष्टाविंशोऽध्यायः ॥ २८॥

व्यासजीने कहा हे महाराज!यह तो देवीका माहात्म्य वर्णन किया इस समय शूर्यवंशीय और चन्द्रवंशीय धार्मिक राजाओंके पवित्र चरित्रका विषय यथाशक्ति वर्णन करता हूं॥१॥इन सम्पूर्ण राजाओंमें ऐसा पराक्रम होनेका कारण यह है कि वह सभी परादेवीके परमभक्त थे अतएव शक्तिके प्रसादसेही उन्होंने ऐसा महत्व-प्राप्त किया था आप निश्चय जानिये कि पराशक्तिही उनके महत्वका मूल कारणहै॥२॥उनका विक्रम वीर्य और ऐश्वर्य्य समस्तही पराशक्तिके अंशसे उत्पन्न हुआ है इसमें सन्देह नहीं॥३॥हे नरपाल । यह सम्पूर्ण राजा और अन्यान्य राजा लोगोंने पराशक्तिके उपासक होकर ज्ञानरूप कुठारसे संसाररूपी वृक्षकी जड काटी है ॥ ॥४॥अतएव अत्यन्त यत्नसहित भलीभाँति देवी भुवनेश्वरीकी सेवा करनी चाहिये, धनकी इच्छा करनेवाले मनुष्य जिसप्रकार पलाल परालभूसी त्याग करते हैं इसी प्रकार भक्तोंको सम्पूर्ण वासना त्यागनी उचित है॥५॥हे नरनाथ।मैंने वेदरूप सागर मथकर पराशक्तिके चरणसरोजरूप रत्न प्राप्त किये हैं इसमें अत्यन्त कृत

व्यासउवाच ॥ इत्येवंसूर्यवंश्यानांराज्ञांचरितमुत्तमम् ॥ सोमवंशोद्भवानांचवर्णनीयंमयाकियत् ॥ १ ॥ पराशक्तिप्रसादेनमहत्त्वंप्रतिपेदिरे ॥ राजन्सुनिश्चितंविद्धिपराशक्तिप्रसादतः ॥ २ ॥ यद्यद्विभूतिमत्सत्त्वंश्रीमदूर्जितमेववा ॥ तत्तदेवावगच्छत्वंपराशक्त्यंशसंभवम् ॥ ॥ ३ ॥ एतेचाऽन्येचराजानःपराशक्तेरुपासकाः ॥ संसारतरुमूलस्यकुठाराअभवन्नृप ॥ ४ ॥ तस्मात्सर्वप्रयत्नेनसंसेव्याभुवनेश्वरी ॥ पलालमिवधान्यार्थीत्यजेदन्यमशेषतः ॥ ५ ॥ आमथ्यवेददुग्धाब्धिंप्राप्तंरत्नंमयानृप ॥ पराशक्तिपदांभोजंकृतकृत्योऽस्म्यहंततः ॥ ६ ॥ पंचब्रह्मासनारूढानाऽस्त्यन्याकाऽपिदेवता ॥ ततएवमहादेव्यापंचब्रह्मासनंकृतम् ॥ ७ ॥ पंचभ्यस्त्वधिकंवस्तुवेदेव्यक्तमितीर्यते ॥ यस्मिन्नोतंचप्रोतंचसैवश्रीभुवनेश्वरी ॥ ८ ॥ तामविज्ञायराजेंद्रनैवमुक्तोभवेन्नरः ॥ यदाचर्मवदाकाशंवेष्टयिष्यंतिमानवाः ॥ ९ ॥ तदाशिवामविज्ञाय दुःखस्यांतोभविष्यति ॥ अतएवश्रुतौप्राहुःश्वेताश्वतरशाखिनः ॥ १० ॥

कृत्य हुआ हूं ॥६॥ ब्रह्मा विष्णु रुद्र और ईश्वर जिनके चारों कोणमे स्थित चार पादपस्वरूप हैं सदाशिव ब्रह्मादिक जिनके मस्तकस्थित फलक स्वरूप है उन श्रीदेवी के अतिरिक्त श्रेष्ठ देवता दूसरा कोई नहीं है इन अज्ञानी मनुष्योंको प्रतिपन्न ( ज्ञानप्रगट ) करनेके लियेही महादेवीने ब्रह्मा विष्णु रुद्र ईश्वर और शिवात्मक आसनकी कल्पना की है ॥७॥ ब्रह्मा विष्णु रुद्र ईश्वर और सदाशिव यह पृथ्वी जल अग्नि वायु और आकाश इन पञ्चभूतोंके अधिपतिहैं इन पञ्चमहाभूतोंकी उत्पत्ति जिनसे हुई है वेदमें उन वस्तुओंको व्यक्त अथवा अव्याकृत ( का प्रगट ) कहकर निर्देश किया है और उनमेंही सम्पूर्ण जगत् सूत्र ग्रथित मणियोंके समान ओत और प्रोत भावसे अधिष्ठित रहता है वही भुवनेश्वरी है ॥ ८ ॥ हे राजेन्द्र । उन भुवनेश्वरीके स्वरूपको न जाननेसे मनुष्य कभी मुक्त नहीं होसक्ता ॥ जिस समय मनुष्य

आकाश कृष्णसार चर्मके समान वेष्टन करसके तो भुवनेश्वरीके स्वरूपको न जाननेसेभी उनके संसारक्लेश नाश होजायँगे. आकाशको वेष्टनकरना जिसप्रकार असम्भव है भुवनेश्वरीके ज्ञानके अतिरिक्त मुक्तिलाभभी इसीप्रकार असम्भव है अतएव भुवनेश्वरीके स्वरूपको जाननेमें यत्नकरना एकान्त उचित है ॥ भुवनेश्वरी का ध्यानही मोक्षका मूल है श्वेताश्वतर उपनिषद्में तत् शाखाध्यायी स्पष्ट कहते है कि "जो ध्यानयोगमें निरत हैं" वह उन देवीको सत्व रज तम इन तीनों गुणोसे आवृत और देवताओंकी स्वस्वशक्तिरूप कहकर देखते हैं ॥९॥१०॥११॥ अतएव जन्म सफल करनेके लिये लज्जासे हो भयसे हो अथवा प्रेमपूर्ण भक्तियोगसे हो यत्नसहित प्रथम सर्व संग त्याग करै इसके उपरान्त हृदयमें मन निरोधकर ॥ १२ ॥ देवीनिष्ठ हो सत्परायण होवे वेदान्तरूप डिण्डिम यह घोषण करती है जो व्यक्ति शयन गमन अथवा अवस्थान कालके समय ॥ १३ ॥ वा जिस किसी स्थलमेंही देवीका नाम कीर्तन करता है वह भवबन्धनसे

तेध्यानयोगानुगताअपश्यन्देवात्मशक्तिंस्वगुणैर्निगूढाम् ॥ ११ ॥ तस्मात्सर्वप्रयत्नेनजन्मसाफल्यहेतवे ॥ लज्जयावाभयेनाऽपिभक्त्यावाप्रेम युक्तया ॥ सर्वसंगंपरित्यज्यमनोहृदिनिरुध्यच ॥ १२ ॥ तन्निष्ठस्तत्परोभूयादितिवेदान्तडिंडिमः॥ येनकेनमिषेणाऽपिस्वपंस्तिष्ठन्व्रजन्नपि ॥ ॥ १३ ॥ कीर्तयेत्सततंदेवींसवैमुच्येतबंधनात् ॥ तस्मात्सर्वप्रयत्नेनभजराजन्महेश्वरीम् ॥ १४ ॥ विराड्रूपांसूत्ररूपांतथांतर्यामिरूपिणी म् ॥ सोपानक्रमतःपूर्वंततःशुद्धेतुचेतसि ॥ १५ ॥ सच्चिदानंदलक्ष्यार्थरूपांतांब्रह्मरूपिणीम् ॥ आराधयपरांशक्तिंप्रपंचोल्लासवर्जिताम् ॥१६॥ तस्यांचित्तलयोयःस्तस्याआराधनंस्मृतम् ॥ राजन्नाज्ञांपराशक्तिभक्तानांचरितंमया ॥ १७ ॥ धार्मिकाणांसूर्यसोमवंशजानांमनस्विनाम् ॥ पावनंकीर्तिदंधर्मबुद्धिदंसद्गतिप्रदम् ॥ १८ ॥

मुक्त होता है इसमें सन्देह नहीं. हे राजन् ! आप सर्वप्रकार यत्न सहित महेश्वरीकी अर्चना कीजिये ॥ १४ ॥ जिसप्रकार मनुष्य क्रमानुसार ऊंची सीढीपर चढते हैं आप उन्हींके अनुसार महादेवीके विराट्रूप सूक्ष्मरूप और अन्तर्यामि रूपका ध्यान करके चित्तशुद्धि प्राप्त कीजिये फिर चित्तशुद्धि प्राप्त होनेपर ॥ १५ ॥ जो मायाके अतीत सचित और आनंदकी आधारस्वरूप हैं उन्हीं ब्रह्मरूपिणी पराशक्तिकी आराधना करो ॥ १६ ॥ पराशक्तिमें चित्तके लय करनेकाही नाम आराधना है इस कारण आप उन्हींमें चित्त लय कीजिये. हे राजेन्द्र ! मैंने पराशक्तिके भक्तोंके चरित्र तथा ॥ १७ ॥ सूर्य और चन्द्रवंशीय मनस्वी धार्मिक पराशक्तिके परमभक्त राजाओंके पवित्र चरित कीर्तन किये इनको श्रवण करनेसे मनुष्योंको

अतुलकीर्ति धर्म बुद्धि सद्गति और पुण्य प्राप्त होता है ॥ १८ ॥ इसके उपरान्त आप अन्य किस विषयके सुननेकी इच्छा करते हैं ? जनमेजयने कहा हे भगवन् ! पूर्वकालके समय जगज्जननी पराशक्तिने हरको गौरी, हरिको लक्ष्मी और हरिकी नाभिकमलसे उत्पन्न हुए ब्रह्माको सरस्वती प्रदान की इस समय सुनता हूं कि, गौरी हिमालय और दक्षकी भी कन्या हैं ॥ १९ ॥ २० ॥ और महालक्ष्मी क्षीरोदसागरकी कन्या हैं यह सम्पूर्णही मूल देवीसे उत्पन्न हुई है तो गौरी और लक्ष्मी किसप्रकार अन्यकी कन्या होसक्ती हैं ? ॥ २१ ॥ हे महामुने ! यह अत्यन्त असम्भव होनेसे मुझको संशय उपस्थित हुआ है हे भगवन् ! आप संशयछेदन करनेमें भलीभाँति समर्थ हैं अतएव ज्ञानरूप असिद्वारा मेरा यह उपस्थित संशय छेदन कीजिये ॥ २२ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! आपसे

कथितंपुण्यदंपश्चात्किमन्यच्छ्रोतुमिच्छसि ॥ जनमेजयउवाच ॥गौरीलक्ष्मीसरस्वत्योदत्ताःपूर्वंपरांबया ॥ १९ ॥ हरायहरयेतद्वन्नाभिपद्मोद्भवायच ॥ तुषाराद्रेश्चदक्षस्यगौरीकन्येतिविश्रुतम् ॥ २० ॥ क्षीरोदधेश्चकन्येतिमहालक्ष्मीरितिस्मृतम् ॥ मूलदेव्युद्भवानांचकथंकन्यात्वमन्ययोः ॥ २१ ॥ असंभाव्यमिदंभातिसंशयोऽत्रमहामुने ॥ छिंधिज्ञानासिनातंत्वंसंशयच्छेदतत्पर ॥ २२ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिरहस्यंपरमाद्भुतम् ॥ देवीभक्तस्यतेकिंचिदवाच्यंनहिविद्यते ॥ २३ ॥ देवीत्रयंयदादेवत्रयायादात्परांबिका ॥ तदाप्रभृतितेदेवाःसृष्टिकार्याणिचक्रिरे ॥ २४ ॥ कस्मिंश्चित्समयेराजन्दैत्याहालाहलाभिधाः ॥ महापराक्रमाजातास्त्रैलोक्यंतैर्जितंक्षणात् ॥ २५ ॥ ब्रह्मणोवरदानेनदर्पितारजताचलम् ॥ रुरुधुर्निजसेनाभिस्तथावैकुण्ठमेवच ॥ २६ ॥ कामारिःकैटभारिश्चयुद्धोद्योगंचचक्रतुः ॥ षष्टिवर्षसुहस्राणामभूद्युद्धंमहोत्कटम् ॥ २७ ॥

इस अद्भुत रहस्यका विषय कहता हूं श्रवण करो क्योकि , आप देवीके परमभक्त हैं सुतरां आपसे कुछ अवक्तव्य नहीं है ॥ २३ ॥ पराम्बिकाने जिससमय हर हरि और ब्रह्माको क्रमानुसार गौरी लक्ष्मी और सरस्वती प्रदान की है तबसेही हरादि तीनों देवता सृष्टिकार्यनिर्वाह करते हैं॥ २४ ॥हे राजन्! किसीसमय हलाहल नामक कितनेही दानवोंने जन्म ग्रहण किया कालक्रमसे उन्होंने अत्यन्त पराक्रान्तहोकर क्षणमात्रमेंही त्रैलोक्यको पराजय किया ॥ २५॥ अधिक क्या उन्होंने ब्रह्माके वरदानसे दर्पित होकर अपनी सेना ले कैलासपर्वत और वैकुण्ठधामपर्यन्त घेरलिया ॥ २६ ॥ यह देखकर महादेव और विष्णु दोनोंही युद्धका उद्योग करने

लगे क्रमानुसार दोनों दलोमे घोर संग्राम आरम्भ हुआ यही क्या साठ हजारवर्ष पर्यन्त अविश्रान्त युद्ध हुआ ॥ २७ ॥ किन्तु किसी दलकी जय पराजय नहीं हुई क्रमानुसार देव और दानवसैन्यमें घोर हाहाकार ध्वनि होनेलगी. इसी समय शिव और विष्णु यत्नसहित दानवोंको निपातित करने लगे ॥२८॥ हे राजन्! फिर शिव और विष्णु अपने अपने स्थानको चलेगये वास्तविक दानव उनकी निज शक्तिके प्रभावसे निहत हुए थे किन्तु शिव और विष्णु उन अपनी शक्ति गौरी और लक्ष्मीके निकट जाय गर्वित होकर कहने लगे कि, वह दानवलोग हमारे पराक्रमसेही निहत हुए है ॥२९॥ उनको अभिमानयुक्त जानकर गौरी और लक्ष्मीने विचारा कि, हमारे प्रभावसेही यह दानव विनष्ट हुए हैं किन्तु हमारे सन्मुखही अब अभिमान प्रकाश करते है यह जानकर कपटहास्य किया उनका इस प्रकार हास्य देखकर वह दोनो देवता ॥३०॥ अत्यन्त कुपित हुए किन्तु उनकी अनादि मायासे मोहित होकर दोनोंही परस्परको अभिमान पूर्वक कुत्सित

हाहाकारोमहानासीद्देवदानवसेनयोः ॥ महताऽथप्रयत्नेनताभ्यांतिदानवाहताः ॥ २८ ॥ स्वस्वस्थानेषुगत्वातावभिमानंचचक्रतुः ॥ स्वश
क्त्योर्निकटेराजन्यद्वशादेवतेहताः ॥ २९ ॥ अभिमानंतयोर्ज्ञात्वाच्छलहास्यंचचक्रतुः॥ महालक्ष्मीश्चगौरीचहास्यंदृष्ट्वातयोस्तुतौ ॥ ३० ॥
देवावतीवसंक्रुद्धौमोहितावादिमायया ॥ दुरुत्तरंचददतुरवमानपुरःसरम् ॥ ३१ ॥ ततस्तेदेवतेतस्मिन्क्षणेत्यक्त्वातुतौपुनः ॥ अंतर्हितेचाऽ
भवतांहाहाकारस्तदाह्यभूत् ॥ ३२ ॥ निस्तेजस्कौचनिःशक्तीविक्षिप्तौचविचेतनौ ॥ अवमानात्तयोःशक्त्योर्जातौहरिहरौतदा ॥ ३३ ॥
ब्रह्माचितातुरोजातःकिमेतत्समुपस्थितम् ॥ प्रधानौदेवतामध्येकथंकार्याक्षमावमू ॥ ३४ ॥ अकाण्डेकिंनिमित्तेनसंकटंसमुपस्थितम् ॥ प्रल
योभविताकिंवाजगतोऽस्यनिरागसः ॥ ३५ ॥ निमित्तंनैवजानेऽहंकथंकार्याप्रतिक्रिया ॥ इतिचिन्तातुरोऽत्यर्थंदध्यौमीलितलोचनः ॥३६॥

वचन कहने लगे ॥ ३१ ॥ उसी समय गौरी और लक्ष्मी शिव और विष्णुको त्यागकर अन्तर्धान होगई उनके अन्तर्धान होजानेपर सम्पूर्ण मनुष्य हाहाकार करने लगे ॥३२॥ दोनो शक्तियोके अपमानसे हरि और हर दोनोंही तेजहीन शक्तिहीन और चेतनारहित होकर विक्षिप्त होगये ॥३३॥ यह देखकर ब्रह्माजीने चिन्तासे व्याकुल हो विचार किया कि, हरि और हर दोनोंही देवताओमें प्रधान हैं किन्तु यह जगत् कार्यमें असमर्थ क्यों हुए ? इस उपस्थित व्यापारका क्या कारण है ? ॥ ३४ ॥ किसलिये अकालमें यह संकट उपस्थित हुआ है ? कार्यके अभावसे निरपराध इस जगत्में क्या, प्रलय उपस्थित होगी ॥ ३५ ॥ इसका कारण कुछ नहीं जाना जाता अतएव किसप्रकार प्रतिकार करूंगा इसप्रकार चिन्तासे अत्यन्त कातर हो उसका कारण जाननेकी इच्छासे नेत्र मूँदकर ध्यानमें निमग्न हुए ॥ ३६ ॥

हे नृपोत्तम ! अनन्तर पद्मयोनि ब्रह्माजीने ध्यानसे जाना कि पराशक्तिके अत्यन्त कोपके प्रभावसे यह दुर्घटना उपस्थित हुई है ॥ ३७ ॥ तब वह उनके प्रतिकारमे यत्न करने लगे, जबतक हरि और हर स्वस्थ न हुए तपोधन ब्रह्मा स्वीय शक्तिके प्रभावसे तबतक उनका पालन और संहार कार्य स्वयं निर्वाह करने लगे ॥ ३८ ॥ अनन्तर धर्मात्मा प्रजापतिने उनको सुस्थिर करनेकी इच्छासे अपनी सन्तान मनु और सनकादि ऋषियोंको शीघ्र बुलाया॥३९॥ जब उन्होंने आनकर प्रणाम किया तब तपोनिधि चतुरानन ब्रह्माजीने कहा मै इस समय अधिक कार्यमें आसक्त हूं अतएव तपस्याका अनुष्ठान नहीं करसक्ता ॥ ४० ॥ पराशक्तिके कोपसे हरि और हर विक्षिप्त हुए हैं सुतरां उन्हीं महाशक्तिके सन्तोषार्थ जगत्की सृष्टि संहार और पालन इन तीनों कार्योंका भार मैंनेही लिया है ॥ ४१ ॥ अतएव तुम अत्यन्त भक्तिसहित कठोर तपस्या करके उन पराशक्तिको सन्तुष्ट करो ॥ ४२ ॥ हे पुत्रगण ! जिससे हरि और हर पहलेकी समान

पराशक्तिप्रकोपात्तुजातमेतदितिस्मह ॥ जानंस्तदासावधानःपद्मजोभून्नृपोत्तम ॥ ३७ ॥ ततस्तयोश्चयत्कार्यंस्वयमेवाऽकरोत्तदा ॥ स्वशक्तेश्चप्रभावेणकियत्कालंतपोनिधिः ॥ ३८ ॥ ततस्तयोस्तुस्वस्त्यर्थंमन्वादीन्स्वसुतानथ ॥ आह्वयामासधर्मात्मासनकादींश्चसत्वरः॥ ३९ ॥ उवाचवचनंतेभ्यःसन्नतेभ्यस्तपोनिधिः ॥ कार्यासक्तोऽहमधुनातपःकर्तुंनचक्षमः ॥ ४० ॥ पराशक्तेस्तुतोषार्थंजगद्धारयुतोऽस्म्यहम् ॥ शिवविष्णूचविक्षिप्तौपराशक्तिप्रकोपतः ॥ ४१ ॥ तस्मात्तांपरमांशक्तिंयूयंसंतोपयंत्वथ ॥ अत्यद्भुतंतपःकृत्वाभक्त्यापरमयायुताः॥४२॥यथातौपूर्ववृत्तौचस्यातांशक्तियुतावपि ॥ तथाकुरुतमत्पुत्रायशोवृद्धिर्भवेद्धिवः ॥४३॥ कुलेयस्यभवेज्जन्मतयोःशक्त्योस्तुतत्कुलम् ॥ पावयेज्जगतींसर्वांकृतंकृत्यंस्वयंभवेत् ॥४४॥ व्यासउवाच ॥ पितामहवचःश्रुत्वागताःसर्वेवनांतरे ॥ रिराधयिषवःसर्वेदक्षाद्याविमलांतराः ॥४५॥ इतिश्रीदे०म०स०एकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥२९॥ व्यासउवाच ॥ ततस्तेतुवनोद्देशेहिमाचलतटाश्रयाः ॥ मायाबीजजपासक्तास्तपश्चेरुःसमाहिताः ॥१॥

अवस्थाको प्राप्त होकर शक्तिके सहित मिलित हों तुम उसीके अनुसार कार्य करो इससे तुम्हारे यशकी वृद्धि होगी इसमें सन्देह नहीं ॥ ४३ ॥ परन्तु जिस कुलमें वह दोनों शक्तियें जन्म लेगी वह कुल सम्पूर्ण जगत्को पवित्र करेगा अधिक क्या वह व्यक्तिभी स्वयं कृतार्थ होगा ॥ ४४ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! विमलान्तःकरण दक्षादि मानसपुत्र पितामहके इस प्रकार वचन सुनकर उन पराशक्तिकी आराधना करनेकी इच्छासे वनको चले गये ॥ ४५ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायाम् एकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! हिमालय पर्वतकी तटभूमि अत्यन्त निर्जन स्थान है, सुतरां उन्होंने बनमें जाकर तपस्याके लिये उसी स्थानमें मन लगाया,वह समाहित चित्तसे मायाबीज भुवनेश्वरीका मंत्र जपते जपते उसी स्थानमे तपस्या करनेलगे ॥ १ ॥

हे राजन् ! परमाशक्तिका ध्यान करते करते एक लक्ष वर्ष व्यतीत होनेपर देवीने प्रसन्न होकर उसको दर्शन दिया ॥ २ ॥ उनकी मूर्ति त्रिनयना और सच्चिदानन्दरूपिणी है इस कारण वह करुणारससे परिपूर्ण हो एक हाथमें पाश और एक हाथमें अंकुश धारणकर भक्तोंको एक हाथसे अभय और एक हाथसे वर देती है ॥ ॥ ३ ॥ यह विमलस्वभाव मुनिगण जगज्जननीकी इसप्रकार मूर्ति देखकर उनका स्तव करनेलगे. हे देवि! आप पृथक्रूपसे समस्त स्थूलदेहोंमें विराजमान रहती हों अतएव आपको नमस्कार करते हैं. हे परमेश्वरि ! आपही पृथक्रूपसे सम्पूर्ण लिंगदेहोंमें वर्तमान रहती है अतएव आपको प्रणाम करते है ॥ ४ ॥ आपही समष्टिरूप समस्त लिंगदेहोंमें वास करती है तैजसरूप है अतएव आपको नमस्कार करते है जिसमें सम्पूर्ण लिंग देह ओतप्रोतभावसे अवस्थित रहते हैं ॥ ५ ॥ आपही

ध्यायतांपरमांशक्तिंलक्षवर्षाण्यभून्नृप ॥ ततःप्रसन्नादेवीसाप्रत्यक्षंदर्शनंददौ ॥ २ ॥ पाशांकुशवराभीतिचतुर्बाहुस्त्रिलोचना ॥ करुणारससंपूर्णासच्चिदानंदरूपिणी ॥ ३ ॥ दृष्ट्वातांसर्वजननींतुष्टुवुर्मुनयोऽमलाः॥ नमस्तेविश्वरूपायैवैश्वानरसुमूर्तये ॥ ४ ॥ नमस्तैजसरूपायैसूत्रात्मवपुषेनमः ॥ यस्मिन्सर्वेलिंगदेहाओतप्रोताव्यवस्थिताः ॥ ५ ॥ नमःप्राज्ञस्वरूपायैनमोऽव्याकृतमूर्तये ॥ नमःप्रत्यक्स्वरूपायैनमस्तेब्रह्ममूर्तये ॥ ॥ ६ ॥ नमस्तेसर्वरूपायैसर्वलक्ष्यात्ममूर्तये ॥ इतिस्तुत्वाजगद्धात्रींभक्तिगद्गदयागिरा ॥७॥ प्रणेमुश्चरणांभोजंदक्षाद्यामुनयोऽमलाः ॥ ततःप्रसन्नासादेवीप्रोवाचपिकभाषिणी ॥ ८ ॥ वरंब्रूतमहाभागावरदाऽहंसदामता ॥ तस्यास्तुवचनंश्रुत्वाहरविष्णवोस्तनोःशमम् ॥ ९ ॥ तयोस्तच्छक्तिलाभंचवव्रिरेनृपसत्तम ॥ दक्षोऽथपुनरप्याहजन्मदेविकुलेमम ॥ १० ॥

पृथक्रूपसे उन सम्पूर्ण कारण देहोंमें विराजमान रहती हैं अतएव आपको नमस्कार करते हैं आपही समस्त जीवोंके अधिष्ठान भूत कूटस्थ ब्रह्मस्वरूप होकर सम्पूर्ण देहोंमें विराजमान रहती हैं अतएव आपको नमस्कार करते है॥ ६ ॥ आपही समस्तभूतोंकी लक्ष्यभूत आत्मस्वरूप है अतएव आपको वारंवार नमस्कार करते है, अमलस्वभाव दक्षादि मुनियोंने भक्तिपूर्वक गद्गदस्वरसे जगद्धात्रीका इस प्रकार स्तव कर॥ ७ ॥ उनके चरणकमलोंमें प्रणाम किया अनन्तर देवीने प्रसन्न होकर कोकिलके समान मधुर स्वरसे कहा॥ ८ ॥ हे महाभागगण ! मैं सर्वदाही वर देनेको प्रस्तुत हूं. अतएव तुम वरकी प्रार्थना करो. हे नृपसत्तम ! उन्होंने देवीके इसप्रकार वचन सुनकर प्रार्थना की कि, हरि और हर दोनोंही स्वास्थ्य लाभकर ॥ ९ ॥ अपनी अपनी शक्ति लक्ष्मी और गौरीको प्राप्त करें फिर दक्षने पुनर्वार कहा कि, हे देवी !

आपका जन्म मेरेही कुलमे हो ॥ १० ॥ हे अम्बे ! इससे मैं कृतार्थ हूंगा इसमें सन्देह नहीं. अतएव हे परमेशानि ! अपनी पूजा जप ध्यान और उसके उपयुक्त अनेक स्थानोंके ॥ ११ ॥ विषय आपही अपने मुखसे वर्णन कीजिये. देवीने कहा मेरीही शक्तिके अपमानसे उन हरि और हर दोनोंकी यह दशा हुईहै ॥ १२ ॥ अतएव अब ऐसा अपराध कभी न कर इससमय मेरी कृपाके लेशसे उनके शरीरको स्वास्थ्य प्राप्त होगा ॥ १३ ॥ और दोनों शक्तियोंमेंसे एक शक्ति तुम्हारे घर और अन्य शक्ति क्षीरोदसागरमे जन्म ग्रहण करेगी परन्तु मेरे उनको प्रेरण करनेपर हरि और हर अपनी अपनी शक्तिको प्राप्त होंगे ॥ १४ ॥ मायाबीजही मेरा मुख्य मंत्र है यह सदा मुझको प्रिय है सुतरां इस मंत्रसेही मेरा जप और पूजा करो तुम सन्मुख जिस मूर्तिको देखतेहो मेरी यही भुवनेश्वरी मूर्ति है अथवा मेरे विराट्रूप ॥ १५ ॥ किंवा

भवेत्तवांबयेनाऽहंकृतकृत्योभवेइति ॥ जपंध्यानंतथापूजांस्थानानिविविधानिच ॥ ११ ॥ वदमेपरमेशानिस्वमुखेनैवकेवलम् ॥ देव्युवाच ॥ मच्छक्त्योरवमानाच्चजातावस्थातयोर्द्वयोः ॥ १२ ॥ नैतादृशःप्रकर्तव्योमेऽपराधःकदाचन ॥ अधुनामत्कृपालेशाच्छरीरेस्वस्थतातयोः ॥ ॥ १३ ॥ भविष्यतिचतेशक्तीत्वद्गृहेक्षीरसागरे ॥ जनिष्यतस्तत्रताभ्यांप्राप्स्यतःप्रेरितेमया ॥ १४ ॥ मायाबीजंहिमंत्रोमेमुख्यःप्रियकरःसदा ॥ ध्यानंविराट्स्वरूपंमेऽथवात्वत्पुरतःस्थितम् ॥ १५ ॥ सच्चिदानंदरूपंवास्थानंसर्वंजगन्मम ॥ युष्माभिःसर्वदाचाऽहंपूज्याध्येयाचसर्वदा ॥ ॥ १६ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वांतर्दधेदेवीमणिद्वीपाधिवासिनी ॥ दक्षाद्यामुनयःसर्वेब्रह्माणंपुनराययुः ॥ १७ ॥ ब्रह्मणेसर्ववृत्तांतंकथयामासुरादरात् ॥ हरोहरिश्चस्वस्थौतौस्वस्वकार्यक्षमौनृप ॥ १८ ॥ जातौपरांबाकृपयागर्वेणरहितौतदा ॥ कदाचिदथकालेतुमहःशाक्तमवातरत् ॥ १९ ॥ दक्षगेहेमहाराजत्रैलोक्येप्युत्सवोऽभवत् ॥ देवाःप्रमुदिताःसर्वेपुष्पवृष्टिंचचक्रिरे ॥ २० ॥

मेरे सच्चिदानन्दरूपका ध्यान करो और सम्पूर्ण जगतही मेरा स्थान है अतएव समस्तस्थानोंमें मेरी पूजा और ध्यान सर्वदा करो ॥ १६ ॥ व्यासजीने कहा मणिद्वीपवासिनी भुवनेश्वरी देवी इसप्रकार उनके प्रश्नका उत्तर देकर अन्तर्धान होगईं. दक्ष इत्यादि सम्पूर्ण मुनियोंने फिर ब्रह्माके निकटजाकर ॥ १७ ॥ वह समस्त वृत्तान्त भमयुक्त हो उनसे निवेदन किया. हे नृपवर ! उस प्रकार हरि और हर दोनों गर्वरहित हो परमादेवीअम्बिकाकी कृपासे स्वस्थ होकर अपने अपने कार्य करनेमें समर्थ हुए थे ॥ १८ ॥ यह गर्वरहित हो महाशक्तिकी कृपासे स्वस्थ हुए। अनन्तर किसीसमय पराशक्तिकी परमतेजःस्वरूपिणी देवी भगवती ॥ १९ ॥ दक्षप्रजापतिके घर उत्पन्न

हुई.हे महाराज! उस समय त्रैलोक्यमें सर्वत्र महोत्सव होनेलगा सम्पूर्ण देवता लोग प्रमुदित हो प्रफुल्लितचित्तसे फूलोंकी वर्षा करनेलगे ॥ २० ॥ स्वर्गमें सुरदुन्दुभि सम्पूर्ण करांगुलियोंसे आहत होकर गम्भीर ध्वनि करनेलगीं तब विमलात्मा साधुओंके मन प्रसन्न हुए ॥ २१ ॥ और सूर्यकी प्रभा निर्मल होगई सम्पूर्ण सरित आनन्द में भर कर उछलतेहुए अपने मार्गमें बहनेलगे. जीवोंकी जन्ममृत्यु निवारणकारिणी देवी जगन्मङ्गलाके जन्म ग्रहण करनेपर सर्वत्र मंगलका सञ्चार हुआ ॥ २२ ॥ वह परब्रह्मस्वरूपिणीदेवी सत्यस्वरूपिणी होनेके कारण तत्त्वज्ञानी मुनियोंने उनका " सती " नाम रक्खा अनन्तर प्रजापतिदक्षने जो पूर्वमें महेश्वरकी शक्ति थीं उन्हें फिर देवादिदेव महादेवको प्रदान किया ॥ २३ ॥ वही दाक्षायणी देवी दक्षके अपराधसे प्रज्वलित अग्निमें दग्ध हुई थी. जनमेजयने कहा हे मुनिवर ! आपने मुझको विषम अनर्थकर यह वचन सुनाया ॥ २४ ॥ ऐसी परम सद्रूप महत् वस्तु किसप्रकार अग्निमें दग्ध हुई जिनका नाम स्मरण करनेसे मनुष्योंका संसाररूप

नेदुर्दुंदुभयःस्वर्गेकरकोणाहतानृप ॥ मनांस्यासन्प्रसन्नानिसाधूनाममलात्मनाम् ॥ २१ ॥ सरितोमार्गवाहिन्यःसुप्रभोभूद्दिवाकरः ॥ मंगलायांतुजातायांजातंसर्वत्रमंगलम् ॥ २२ ॥ तस्यानामसतींचक्रेसत्यत्वात्परसंविदः ॥ ददौपुनःशिवायाऽथतस्यशक्तिस्तुयाभवत् ॥ २३ ॥ सापुनर्ज्वलनेदग्धादैवयोगान्मनोनृप ॥ जनमेजयउवाच ॥ अनर्थकरमेतत्तेश्राविंतंवचनंमुने ॥ २४ ॥ एतादृशंमहद्वस्तुकथंदग्धंहुताशने ॥ यन्नामस्मरणान्नृणांसंसाराग्निभयंनहि ॥ २५ ॥ केनकर्मविपाकेनमनोर्दग्धंतदेवहि ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्पुरावृत्तंसतीदाहस्यकारणम् ॥ ॥ २६ ॥ कदाचिदथदुर्वासागतोजांबूनदेश्वरीम् ॥ ददर्शदेवींतत्राऽसौमायाबीजंजजापसः ॥ २७ ॥ ततःप्रसन्नादेवेशीनिजकंठगतांस्रजम् ॥ भ्रमद्भ्रमरसंसक्तांमकरंदमदाकुलाम् ॥ २८ ॥ ददौप्रसादभूतांतांजग्राहशिरसामुनिः ॥ ततोनिर्गत्यतरसाव्योममार्गेणतापसः ॥ २९ ॥ आजगामसयत्राऽऽस्तेदक्षःसाक्षात्सतीपिता ॥ संदर्शनार्थमंबायाननामचसतीपदे ॥ ३० ॥

घोर अग्निभय नष्ट होता है ॥ २५ ॥ प्रजापतिके कौन कर्मविपाकसे वह वस्तु दग्ध हुइ थी उसको सुननेके लिये मेरी इच्छा अत्यन्त बलवती हुई है आप कृपा करके मुझसे विस्तारसहित वर्णन कीजिये व्यासजीने कहा हे राजेन्द्र ! सतीके दाहका कारणस्वरूप पुरातन इतिहास वर्णन करता हूं श्रवण करो ॥ २६ ॥ किसीसमय ऋषिवर दुर्वासाने जाम्बूनदवाहिनी नदीके तटपर जायकर वहाँ स्थित देवीका दर्शन किया अनन्तर वह उस स्थानमे अवस्थित होकर शांतचित्तसे मायाबीजका जप करनलगे ॥ २७ ॥ तदनन्तर सुरेश्वरी भगवतीने उनके प्रति प्रसन्न होकर मकरन्दगन्धसे प्रमोदित प्रमत्त भौंरोंसे युक्त कण्ठस्थित मनोहरमाला ॥ २८ ॥ प्रसादस्वरूप उनको प्रदान की, महर्षिजीनेभी शीघ्र उसको ग्रहण कर मस्तकमें धारणकिया, इसके उपरान्त वह तपस्वीप्रवर महर्षि शीघ्रता सहित आकाशमार्गसे चले ॥ २९ ॥ अम्बिकाके दर्शनार्थ जहाँ सतीके पिता प्रजापति दक्ष स्थिति करतेथे उस स्थानमें आनकर सतीके चरणकमलोंमें प्रणाम किया ॥ ३० ॥

अनन्तर प्रजापतिने उनसे पूछा हे महर्षे ! यह अलौकिक माला किसकी है ? हे प्रभो ! पृथ्वीमें दुर्लभ यह मोहिनीमाला आपने किसप्रकार प्राप्त की ? ॥ ३१ ॥ तब वह वाग्मिप्रवर महर्षि दुर्वासा उनके इसप्रकार वचन सुनकर प्रेम विगलितचित्तसे नेत्रोंमें आंसू भर कहने लगे हे प्रजापते! मैंने देवीका प्रसादस्वरूप यह अनुपम मनोहारिणी माला प्राप्त की है ॥ ३२ ॥ यह सुनकर प्रजापतिने महर्षि दुर्वासासे वह माला मांगी उनको भी त्रैलोक्यमें शक्तिके भक्तको अदेय कुछ भी नहीं था ॥ ३३ ॥ इसप्रकार विचार कर प्रजापति दक्षको वह माला देदी उन्होंने उस मालाको मस्तकमें धारणकर फिर जिस घरमें ॥ ३४ ॥ दम्पतिकी अतिमनोहर शय्या सज्जित थी उसी शय्याके ऊपर रखदी रात्रिकालके समय उस मालाकी सुगन्धसे आमोदित होकर वह महीपति सुरतकार्यमें आसक्त हुए ॥ ३५ ॥ हे नृप

पृष्टोदक्षेणसमुनिर्मालाकस्याऽस्त्यलौकिकी ॥ कथंलब्धात्वयानाथदुर्लभाभुविमानवैः ॥ ३१ ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यप्रोवाचाऽश्रुयुतेक्षणः ॥ देव्याःप्रसादमतुलंप्रेमगद्गदितांतरः ॥ ३२ ॥ प्रार्थयामासतांमालांतंमुनिंससतीपिता ॥ अदेयंशक्तिभक्तायनास्तित्रैलोक्यमंडले ॥ ३३ ॥ इतिबुद्ध्यातुतांमालांमनवेससमर्पयत् ॥ गृहीताशिरसा मालामनुनानिजमंदिरे ॥ ३४ ॥ स्थापिताशयनंयत्रदंपत्योरतिसुंदरम् ॥ पशुकर्मर तोरात्रौमालागंधेनमोदितः ॥ ३५ ॥ अभवत्समहीपालस्तेनपापेनशंकरे ॥ शिवेद्वेषमतिर्जातोदेव्यांसत्यांतथानृप ॥ ३६ ॥ राजंस्तेनाऽपरा धेनतज्जन्योदेहएवच ॥ सत्यायोगाग्निनादग्धःसतीधर्मदिदृक्षया ॥ ३७ ॥ पुनश्चहिमवत्पृष्ठेप्रादुरासीत्तुतन्महः ॥ जनमेजयउवाच ॥ दह्यमा नेसतीदेहेजातेकिमकरोच्छिवः ॥३८॥ प्राणाधिकासतीतस्यतद्वियोगेनकातरः ॥ व्यासउवाच ॥ ततःपरंतुयज्जातंमयावक्तुंनशक्यते ॥३९॥ त्रैलोक्यप्रलयोजातःशिवकोपाग्निनानृप ॥ वीरभद्रःसमुत्पन्नोभद्रकालीगणान्वितः ॥ ४० ॥

वर ! उस पशुकर्म निवन्धनके कारण उनको सतीदेवी और शङ्करके प्रति विद्वेष उत्पन्न हुआ इससे वह शिवकी निन्दा करनेलगे ॥ ३६ ॥ हे महाराज ! उसी अपराधसे सतीने सनातन पतिव्रत धर्मके मर्यादाकी रक्षा करनेके लिये उस दक्षजनित देहको त्याग करनेका संकल्प कर योगाग्निद्वारा अपना देह दग्ध किया ॥ ३७ ॥ वह शक्तिसमुद्भूत तेज फिर हिमाचलमें प्रादुर्भूत हुआ था जनमेजयने कहा हे मुनिवर ! सतीका देह दग्ध होजानेपर ॥ ३८ ॥ प्राणाधिकासतीके वियोगमें कातर होकर महादेवने क्या किया था ? व्यासजीने कहा हे महाराज ! इसके उपरान्त जिस प्रकार घटना हुई थी मैं उसको वर्णन करनेमें समर्थ नहीं हूं ॥ ३९ ॥ हे नृपवर ! तिससमय शिवकी क्रोधाग्निद्वारा त्रिलोकमण्डलमें प्रलय उपस्थित हुई थी

भद्रकालीगणद्वारा परिवृत हो वीरभद्र उत्पन्न होकर ॥ ४० ॥ तीनों लोकके नाशमें उद्यत हुए. तब ब्रह्मादि देवताओंने शङ्करकी शरण ग्रहण की ॥ ४१ ॥ सतीके विनाशसे सर्वस्वनाश होनेपरभी करुणानिधान ईशानने दक्षका यज्ञ विनष्टकर उनका मस्तक छेदन किया और उसी स्थानमें बकरेका शिरसंयोजनपूर्वक ॥ ४२ ॥ उनको जीवित कर देवताओंको अभय प्रदानकी तब देवादिदेव महादेव अतिखिन्न हो यज्ञस्थानके समीप जाकर अत्यन्त दुःखसे रोदन करनेलगे ॥ ४३ ॥ अनन्तर जब उन्होंने देखा कि, उस चैतन्यरूपिणी सतीका देह चिताग्निमें दग्ध होता है तब वह हा सती ! हा सती ! इस प्रकार कहकर रोदन करते करते सतीका देह स्वयं कन्धेपर रख ॥ ४४ ॥ भ्रान्तचित्तसे अनेक देशोंमें भ्रमण करनेलगे यह देखकर देवतागण अत्यन्त चिन्तित हुए ॥ ४५ ॥ और भगवान् विष्णुने धनुर्धारणपूर्वक बाणोंसे सतीके सम्पूर्ण अंग छेदनकिये वह सम्पूर्ण अवयव जिनजिन स्थानोंमें पतित हुए ॥ ४६ ॥ शंकरने अनेकमूर्त्ति धारण कर

त्रैलोक्यनाशनोद्युक्तोवीरभद्रोयदाऽभवत् ॥ ब्रह्मादयस्तदादेवाःशंकरंशरणंययुः ॥ ४१ ॥ जातेसर्वस्वनाशेऽपिकरुणानिधिरीश्वरः ॥ अभयं दत्तवांस्तेभ्योबस्तवक्त्रेणतंमनुम् ॥ ४२ ॥ अजीवयन्महात्माऽसौततःखिन्नोमहेश्वरः ॥ यज्ञवाटमुपागम्यरुरोदभृशदुःखितः ॥ ४३ ॥ अपश्यत्तांसतींवह्नौदह्यमानांतुचित्कलाम् ॥ स्कंधेऽप्यारोपयामासहासतीतिवदन्मुहुः ॥ ४४ ॥ बभ्रामभ्रांतचित्तःसन्नानादेशेषुशंकरः ॥ तदाब्रह्मादयोदेवाश्चितामापुरनुत्तमाम् ॥ ४५ ॥ विष्णुस्तुत्वरयातत्रधनुरुद्यम्यमार्गणैः ॥ चिच्छेदावयवान्सत्यास्तत्तत्स्थानेषुतेपतन् ॥४६॥ तत्तत्स्थानेषुतत्राऽऽसीन्नानामूर्तिधरोहरः ॥ उवाचचततोदेवान्स्थानेष्वेतेषुयेशिवाम् ॥ ४७ ॥ भजंतिपरयाभक्त्यातेषांकिंचिन्नदुर्लभम् ॥ नित्यंसन्निहितायत्रनिजांगेषुपरांबिका ॥ ४८ ॥ स्थानेष्वेतेषुयेमर्त्याःपुरश्चरणकर्मिणः ॥ तेषांमन्त्राःप्रसिध्यंतिमायाबीजंविशेषतः ॥ ४९ ॥ इत्युक्त्वाशंकरस्तेषुस्थानेषुविरहातुरः ॥ कालंनिन्येनृपश्रेष्ठजपध्यानसमाधिभिः ॥ ५० ॥ जनमेजय उवाच ॥ कानिस्थानानितानिस्युः सिद्धपीठानिचानघ ॥ कतिसंख्यानिनामानिकानितेषांचमेवद ॥ ५१ ॥

उन उन स्थानोंमें स्थिति की, तब उन्होंने देवताओंसे कहा कि, इन सम्पूर्ण स्थानोंमें जोजो पुरुष परमभक्तिसहित भगवतीकी ॥ ४७ ॥ आराधना करैंगे उनको कुछ दुर्लभ नहीं रहैगा, इन सम्पूर्ण स्थानोंमें परमादेवी अम्बिका सदा स्थित रहती है ॥ ४८ ॥ जो जो मनुष्य इन सम्पूर्ण स्थानोंमें समस्त मंत्रोंका विशेषकर मायाबीजका पुरश्चरण करैंगे उनको सम्पूर्ण मन्त्रोंकी सिद्धि होगी इसमें सन्देह नहीं ॥ ४९ ॥ हे नृपवर ! यह कहकर महेश्वर सतीके विरहसे अत्यन्त कातर हो जप, ध्यान और समाधि अवलम्बनपूर्वक उन उन स्थानोंमें काल व्यतीत करनेलगे ॥ ५० ॥ जनमेजयने कहा किस किस स्थानमें सतीके सम्पूर्ण अंग पतितहुए थे ? उन सब सिद्धिपीठका क्या नाम है? और उन सम्पूर्ण पीठोंकी कितनी संख्या है ? आप आनुपूर्वक समस्त कीर्तन कीजिये ॥ ५१ ॥

हे महामुने ! मै आपके मुखकमलसे निकली हुई सम्पूर्ण कथा सुनकर इस संसारमें कृतार्थता प्राप्त करूंगा इसमें सन्देह नहीं है ॥ ५२ ॥ व्यासजीने कहा हे राजेन्द्र ! जिन सबका नाम सुननेसेही मनुष्य पापरहित होता है मै वह समस्त पीठस्थान कीर्तन करूंगा श्रवण करो ॥ ५३ ॥ जिनजिन पीठस्थानमें ऐश्वर्याकांक्षी सिद्धि काम मनुष्योंको इन देवीकी उपासना और ध्यान करना कर्तव्य है मै वह समस्त स्थान भली भाँति कीर्तन करता हूं ॥ ५४ ॥ हे महाराज ! वाराणसीमें गौरीका मुख निपतित हुआ है उसी मुखरूप पीठमें भगवतीकी जो मूर्ति विराजमान है वह विशालाक्षी नामसे विख्यात है ॥ नैमिषारण्यमें निपतित देवीकी मूर्त्तिका नाम लिङ्गधारिणी है ॥ ५५ ॥ यह महामाया प्रयागमें ललिता, गन्धमादनमें कामुकी, दक्षिण मानसमें कुमुदा और उत्तर मानसमें ॥ ५६ ॥

तत्रस्थितानांदेवीनांनामानिचकृपाकरः ॥ कृतार्थोऽहंभवेयेनतद्वदाशुमहामुने ॥ ५२ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिदेवीपीठानिसांप्रतम् ॥ येषांश्रवणमात्रेणपापहीनोभवेन्नरः ॥ ५३ ॥ येषुयेषुचपीठेषूपास्येयंसिद्धिकांक्षिभिः ॥ भूतिकामैरभिध्येयातानिवक्ष्यामितत्त्वतः ॥ ॥ ५४ ॥वाराणस्यांविशालाक्षीगौरीमुखनिवासिनी ॥ क्षेत्रेवैनैमिषारण्येप्रोक्तासालिंगधारिणी ॥ ५५ ॥ प्रयागेललिताप्रोक्ताकामुकीगंधमादने ॥ मानसेकुमुदाप्रोक्तादक्षिणेचोत्तरेतथा ॥ ५६ ॥ विश्वकामाभगवतीविश्वकामप्रपूरिणी ॥ गोमंतेगोमतीदेवीमंदरेकामचारिणी॥ ५७ ॥ मदोत्कटाचैत्ररथेजयंतीहस्तिनापुरे ॥ गौरीप्रोक्ताकान्यकुब्जेरंभातुमलयाचले॥५८॥एकाम्रपीठेसंप्रोक्तादेवीसाकीर्तिमत्यपि ॥ विश्वेविश्वेश्वरींप्राहुःपुरुहूतांचपुष्करे ॥ ५९ ॥ केदारपीठेसंप्रोक्तादेवीसन्मार्गदायिनी ॥ मंदाहिमवतः पृष्ठेगोकर्णेभद्रकर्णिका ॥ ६० ॥ स्थानेश्वरीभवानीतुबिल्वकेबिल्वपत्रिका ॥ श्रीशैलेमाधवीप्रोक्ताभद्राभद्रेश्वरेतथा ॥ ६१ ॥ वराहशैलेतुजयाकमलाकमलालये ॥ रुद्राणीरुद्रकोट्यांतुकालीकालंजरेतथा ॥ ६२ ॥

विश्वकी वाञ्छापूरिणी विश्वकामा है; गोमन्तमें गोमती और मन्दर पर्वतमे कामचारिणी नामसे विख्यात होकर विराजमान रहती है ॥ ५७ ॥ यह देवी चैत्ररथमे मदोत्कटा, हस्तिनापुरमे जयन्ती, कान्यकुब्जमे गौरी, मलयपर्वतमें रम्भा ॥ ५८ ॥ एकाम्रपीठमें कीर्तिमती विश्वमे विश्वेश्वरी और पुष्करमे पुरुहूता नामसे कीर्तित हैं ॥ ५९ ॥ यह केदारपीठमे सन्मार्गदायिनी हिमाचलपृष्ठमें मन्दा, गोकर्णमे भद्रकर्णिका ॥ ६० ॥ स्थानेश्वरमे भवानी, बिल्वकमें बिल्वपत्रिका, श्रीशैलमे माधवी, भद्रेश्वरमे भद्रा ॥ ६१ ॥ वराहशैलमें जया, कमलालयमे कमला, रुद्रकोटिमें

रुद्राणी, कालञ्जरमें काली ॥ ६२ ॥ शालग्राममे महादेवी, शिवलिंगमें जलप्रिया, महालिंगमे कपिला, माकोटमें मुकुटेश्वरी ॥ ६३ ॥ मायापुरीमे कुमारी, सन्तानमें ललिताम्बिका, गयाक्षेत्रमें मंगला, पुरुषोत्तममें विमला ॥ ६४ ॥ सहस्राक्षमे उत्पलाक्षी, हिरण्याक्षमें महोत्पला, विपाशानदीमें अमोघाक्षी, पुण्डवर्धनमें पाटला ॥ ६५ ॥ सुपार्श्वमें नारायणी, त्रिकूटमें रुद्रसुन्दरी, विपुलमें विपुला देवी, मलयाचलमें कल्याणी ॥ ६६ ॥ सह्याद्रिमें एकवीरा, हरिश्चन्द्रमें चन्द्रिका, रामतीर्थमें रमणा, यमुनामें मृगावती ॥ ६७ ॥ कोटतीर्थमे कोटिवी, माधववनमें सुगन्धा, गोदावरीमे त्रिसन्ध्या, गंगाद्वारमें रतिप्रिया ॥ ६८ ॥ शिवकुण्डमे शुभानन्दा, देविकांतरमें नन्दिनी, द्वारावतीमें रुक्मिणी, वृन्दा वनमें राधा ॥ ६९ ॥ मथुरामे देवकी, पातालमे परमेश्वरी, चित्रकूटमें सीता और

शालग्राममेमहादेवीशिवर्लिंगेजलप्रिया ॥ महालिंगेतुकपिलामाकोटेमुकुटेश्वरी ॥६३॥ मायापुर्यांकुमारीस्यात्संतानेललितांबिका ॥ गयायां मंगलाप्रोक्ताविमलापुरुषोत्तमे ॥६४॥ उत्पलाक्षीसहस्राक्षेहिरण्याक्षेमहोत्पला ॥ विपाशायाममोघाक्षीपाडलापुंड्रवर्धने ॥ ६५ ॥ नारायणी सुपार्श्वेतुत्रिकूटेरुद्रसुंदरी ॥ विपुलेविपुलादेवीकल्याणीमलयाचले ॥ ६६ ॥ सह्याद्रावेकवीरातुहरिश्चंद्रेतुचंद्रिका ॥ रमणारामतीर्थेतुयमुनायांमृगावती ॥ ६७ ॥ कोटवीकोटतीर्थेतुसुगंधामाधवेवने ॥ गोदावर्यांत्रिसंध्यातुगंगाद्वारेरतिप्रिया ॥६८॥ शिवकुंडेशुभानंदानंदिनीदेविकातटे ॥ रुक्मिणीद्वारवत्यांतुराधावृंदावनेवने॥६९॥देवकीमथुरायांतुपातालेपरमेश्वरी ॥ चित्रकूटेतथासीताविंध्येविंध्याधिवासिनी॥७०॥ करवीरेमहालक्ष्मीरुमादेवीविनायके ॥ आरोग्यावैद्यनाथेतुमहाकालेमहेश्वरी ॥७१॥ अभयेत्युष्णतीर्थेपुनितंबाविंध्यपर्वते ॥ मांडव्येमांडवी नामस्वाहामाहेश्वरीपुरे ॥७२॥ छगलण्डेप्रचंडातुचंडिकाऽमरकंटके॥सोमेश्वरेवरारोहाप्रभासेपुष्करावती॥७३॥ देवमातासरस्वत्यांपारावारा तटेस्मृता॥महालयेमहाभागापयोष्ण्यांपिंगलेश्वरी॥७४॥सिंहिकाकृतशौचेतुकार्तिकेत्वतिशांकरी॥उत्पलावर्तकेलोलासुभद्राशोणसंगमे ॥७५॥

विन्ध्यमे विन्ध्याधिवासिनी नामसे विख्यात होकर विरा जमान रहती है ॥७०॥ हे महाराज! यही महादेवी भगवती करवीरपीठमे महालक्ष्मी, विनायकमें उमादेवी, वैद्यनाथमे आरोग्या, महाकालमें महेश्वरी ॥७१॥ उष्णतीर्थमें अभया, विन्ध्यपर्वतमें नितम्बा, माण्डव्यमें माण्डवी, माहेश्वरीपुरीमें स्वाहा ॥७२॥ छगलण्डमें प्रचण्डा, अमरकण्टकमे चण्डिका, सोमेश्वरीमे वारारोहा, प्रभासमे पुष्करावती ॥७३॥ सरस्वतीमें देवमाता, समुद्रतटमें पारावारा, महालयमे महाभागा, पयोष्णीमें पिंगलेश्वरी ॥ ७४ ॥ कृतशौचमे सिंहिका, कार्तिकमें अतिशाङ्करी, उत्पलावर्तकमें लोला, शोणसङ्गममें सुभद्रा ॥ ७५ ॥

सिद्धवनमें मातालक्ष्मी, भरताश्रममें अनङ्गा, जालन्धरमें विश्वमुखी, किष्किन्धापर्वतमें तारा॥७६॥देवदारुवनमें पुष्टि, काश्मीरमंडलमें मेधा, हेमाद्रिमें भीमा, विश्वेश्वरक्षेत्रमें तुष्टि॥७७॥कपालमोचनमें शुद्धि, कायावरोहणमें माता, शंखोद्धारमें धृति॥७८॥चन्द्रभागा नदीमें कला, अच्छोदमें शिवधारिणी. वेणामें अमृता, बदरिकाश्रममें उर्वशी ॥ ७९ ॥ उत्तर कुरुमें औषधि, कुशद्वीपमें कुशोदका, हेमकूटमें मन्मथा, कुमुदमें सत्यवादिनी ॥ ८० ॥ अश्वत्थमें वन्दनीया, वैश्रवणालयमें निधि, वेदवदनमें गायत्री, शिवसन्निधानमें पार्वती ॥ ८१ ॥ देवलोकमें इन्द्राणी, ब्रह्माके आस्यमें सरस्वती, सूर्य बिम्बमें प्रभा और मातृगणोंके सन्निधानमें वैष्णवीनामसे विख्यात होकर विराजमान रहती हैं ॥ ८२ ॥ यही सतियोंमें अरुन्धती और रामागणोंमें तिलोत्तमा नामसे विख्यात है तथा

मातासिद्धवनेलक्ष्मीरनंगाभरताश्रमे ॥ जालंधरेविश्वमुखीताराकिष्किंधपर्वते ॥ ७६ ॥ देवदारुवनेपुष्टिर्मेधाकाश्मीरमंडले ॥ भीमादेवीहिमाद्रौतुतुष्टिर्विश्वेश्वरीतथा ॥ ७७ ॥ कपालमोचनेशुद्धिर्माताकायावरोहणे ॥ शंखोद्धारेधरानामधृतिःपिंडारकेतथा ॥ ७८ ॥ कलातुचंद्रभागायामच्छोदेशिवधारिणी॥वेणायाममृतानामबदर्यामुर्वशीतथा ॥७९॥ औषधिश्चोत्तरकुरौकुशद्वीपेकुशोदका ॥ मन्मथाहेमकूटेतुकुमुदेसत्यवादिनी॥८०॥अश्वत्थेवंदनीयातुनिधिर्वैश्रवणालये॥गायत्रीवेदवदनेपार्वतीशिवसन्निधौ ॥८१॥ देवलोकेतथेंद्राणीब्रह्मास्येषुसरस्वती ॥ सूर्यबिंबेप्रभानाममातृणांवैष्णवीमता॥८२॥अरुंधतीसतीनांतुरामासुचतिलोत्तमा॥चित्तेब्रह्मकलानामशक्तिःसर्वशरीरिणाम्॥८३॥ इमान्यष्टशतानिस्युःपीठानिजनमेजय॥तत्संख्याकास्तदीशान्योदेव्यश्चपरिकीर्तिताः॥८४॥ सतीदेव्यंगभूतानिपीठानिकथितानिच ॥ अन्यान्यपिप्रसंगेनयानिमुख्यानिभूतले॥८५॥यःस्मरेच्छृणुयाद्वापिनामाष्टशतमुत्तमम् ॥ सर्वपापविनिर्मुक्तोदेवीलोकंपरंव्रजेत्॥८६॥एतेषुसर्वपीठेषुगच्छेद्यात्राविधानतः ॥ संतर्पयेच्चपित्रादीञ्छ्राद्धादीनिविधायच ॥८७॥ कुर्याच्चमहतींपूजांभगवत्याविधानतः॥क्षमापयेज्जगद्धात्रींजगदंबांमुहुर्मुहुः ॥८८॥

यही संविद्रूपा महादेवी हैं, सम्पूर्ण शरीरियोंके चित्तक्षेत्रमें ब्रह्मकला नामक शक्तिरूपसे सदा अधिष्ठित रहती है ॥ ८३ ॥ हे जनमेजय ! यह मैंने एकशत अष्ट पीठ और तत्संख्यक ईशानीदेवीका विषय तुमसे वर्णन किया ॥ ८४ ॥ देवीके अंगभूत सम्पूर्ण पीठ और प्रसंगके क्रमसे पृथ्वीतलके अन्यान्य मुख्यस्थानभी कीर्तन हुए ॥ ८५ ॥जो मनुष्य यह अत्युत्तम एकसौआठ देवीके नाम श्रवण करता है वह सर्वविध पापसे मुक्तहोकर देवीके लोकको जाता है ॥ ८६ ॥ हे जनमेजय ! जो बुद्धिमान् पुरुष इन सम्पूर्ण पीठस्थानोंमें यथाविधानसे यात्राकर श्राद्धादिद्वारा पितरोंका तर्पण ॥८७॥ और यथाविधि भगवतीकी महती पूजा

उस मनुष्यका अन्तरात्मा कृतकृत्य और पवित्र होता है इसमें सन्देह नहीं. हे राजेन्द्र ! देवीकी पूजाके अनन्तर भक्ष्य भोज्यादिद्वारा ब्राह्मण ॥ ८९॥ सुवासिनी कुमारी और बटुकगणोंको भोजन करावे और उस क्षेत्रमें चाण्डालादि जो कोई जाति वास करतीहो ॥ ९० ॥ उसको देवीका स्वरूप जाने अतएव उसकी पूजा करना कर्तव्य है इन सम्पूर्ण क्षेत्रोंमें कभी दान न ले ॥९१॥ साधुगण इन सम्पूर्ण स्थानोंमें अपने अपने मन्त्रका यथाशक्ति पुरश्चरण करते हैं और मायाबीजसे अपने स्थानकी अधिवासिनी देवीको ॥ ९२ ॥ हे राजन् ! रातदिन पूजनेसे पुरश्चरण होता है देवीके प्रति भक्तिमान् मनुष्य इन सम्पूर्ण विषयोंमें वित्तशाठ्य वा कृपणता प्रकाश न करें ॥९३॥ जो पुरुष देवीके प्रति प्रसन्न होकर इसप्रकार पीठ स्थानमें यात्रा करता है उसके पितृगण सहस्रकल्पपर्यन्त महत्तर ब्रह्मलोकमें ॥ ॥९४॥ वास करते है वह मनुष्य परमज्ञान प्राप्त करके भवसमुद्रसे मुक्त होता है तथा देवीलोकमें वास करता है ॥ ९५ ॥ देवीके इन अष्टोत्तर नामोंका पाठ

कृतकृत्यंस्वमात्मानंजानीयाज्जनमेजय ॥ भक्ष्यभोज्यादिभिःसर्वान्ब्राह्मणान्भोजयेत्ततः ॥ ८९ ॥ सुवासिनीःकुमारीश्चबटुकादींस्तथानृप॥ तस्मिन्क्षेत्रेस्थितायेतुचांडालाद्याअपिप्रभो॥९०॥देवीरूपाःस्मृताःसर्वेपूजनीयास्ततोहिते ॥ प्रतिग्रहादिकंसर्वतेषुक्षेत्रेषुवर्जयेत्॥९१॥ यथाशक्तिपुरश्चर्यांकुर्यान्मंत्रस्यसत्तमः॥मायाबीजेनदेवेशींतत्तत्पीठाधिवासिनीम्॥९२॥पूजयेदनिशंराजन्पुरश्चरणकृद्भवेत्॥वित्तशाठ्यंनकुर्वीतदेवीभक्तिपरोनरः॥९३॥यएवंकुरुतेयात्रांश्रीदेव्याःप्रीतमानसः॥सहस्रकल्पपर्यंतंब्रह्मलोकेमहत्तरे॥९४॥वसंतिपितरस्तस्यसोऽपिदेवीपुरेतथा ॥ अंते लब्ध्वापरंज्ञानंभवेन्मुक्तोभवांबुधेः ॥९५॥नामाष्टशतजापेनबहवःसिद्धतांगताः॥यत्रैतल्लिखितंसाक्षात्पुस्तकेवापितिष्ठति॥९६॥ग्रहमारीभयादीनितत्रैनैवभवंतिहि॥सौभाग्यंवर्धतेनित्यंयथापर्वणिवारिधिः॥९७॥नतस्यदुर्लभंकिंचिन्नामाष्टशतजापिनः ॥ कृतकृत्योभवेन्नूनंदेवीभक्तिपरायणः॥९८॥नमंतिदेवतास्तंवैदेवीरूपोहिसस्मृतः॥सर्वथापूज्यतेदेवैःकिंपुनर्मनुजोत्तमैः ॥ ९९॥ श्राद्धकालेपठेदेतन्नामाष्टशतमुत्तमम् ॥ तृप्तास्तत्पितरःसर्वेप्रयांतिपरमांगतिम् ॥ १०० ॥ इमानिमुक्तिक्षेत्राणिसाक्षात्संविन्मयानिच ॥ सिद्धपीठानिराजेंद्रसंश्रयेन्मतिमान्नरः ॥ १०१ ॥

करके वह मनुष्य सिद्धि प्राप्त करता है जिस किसी स्थानमें उक्त नामावली पुस्तकमें लिखित हो ॥ ९६ ॥ उस स्थानमें ग्रहभय और महामारीका भय इत्यादि कुछभी नहीं होता बरन् सर्वकालमें समुद्रकी समान उन स्थानमें सौभाग्यकी वृद्धि होती है ॥ ९७ ॥ अष्टोत्तरशतनामके जपनेवाले मनुष्यको कुछ दुर्लभ नहीं रहता वह देवीका भक्त निश्चयही कृतकृत्यता प्राप्त करता है ॥ ९८ ॥ वह साधुव्यक्ति देवीका स्वरूप होता है देवतागण उसको देखकर प्रणाम और उसकी पूजा करते हैं. सज्जन मनुष्य जो उनकी पूजा करते है उसमें फिर कहना क्या है ? ॥ ९९ ॥ इस अत्युत्तम अष्टोत्तरशत नामके श्रद्धासहित पाठ करनेपर पितृगण तृप्त होकर सद्गति प्राप्त करते हैं ॥ १०० ॥ यह सम्पूर्ण स्थान साक्षात् संविन्मय मुक्तिक्षेत्र हैं, अतएव हे राजेन्द्र ! बुद्धिमान् मनुष्य इन सम्पूर्ण

सिद्धपीठोंका आश्रय करते हैं ॥१०१॥ हे महाराज ! आपने महेश्वरीका जो जो रहस्य और अतिरहस्यका विषय पूँछा था वह सम्पूर्ण मैंने वर्णन किया. इससमय आप अब क्या सुननेकी इच्छा करते हैं ? सो कहिये ॥ १०२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३० ॥ जनमेजयने कहा हे मुनिवर ! आपने पहले कहा है कि, अनन्तर यह परमज्योति हिमालयके पृष्ठमें आविर्भूत हुई थी इससमय उस परमज्योतिका विषय विस्तारसहित मुझसे वर्णन कीजिये ॥१॥ कौन बुद्धिमान् मनुष्य इस शक्तिका कथामृत पान करनेसे विरत होगा? यद्यपि सुधापायी देवताओंको किसीप्रकार मृत्युकी सम्भावना हो तथापि देवीकथामृतपान करनेवालोंके पक्षमें उसकी कुछ सम्भावना नहीं होती ॥२॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! देवीके प्रति जिसप्रकार आपकी एकान्त भक्ति देखता हूं इससे मुझको बोध होता है कि, आप महात्माओंसे शिक्षित कृतकृत्य भाग्यवान् और धन्य हुए हैं इसमें सन्देह नहीं ॥ ३ ॥ हे राजन् ! अब

पृष्टंयत्तत्त्वयाराजन्नुक्तंसर्वंमहेशितुः ॥ रहस्यातिरहस्यंचकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि॥१०२॥इति श्रीदे०म०सप्तमस्कंधेत्रिंशोऽध्यायः॥३०॥जनमेजयउवाच॥ धराधराधीशमौलावाविरासीत्परंमहः ॥ यदुक्तंभवतापूर्वंविस्तरात्तद्वदस्वमे ॥ १ ॥ कोविरज्येतमतिमान्पिबञ्छक्तिकथामृतम्॥ सुधांतुपिबतांमृत्युःसनैतच्छृण्वतोभवेत् ॥ २ ॥ व्यासउवाच ॥ धन्योसिकृतकृत्योऽसिशिक्षितोऽसिमहात्मभिः ॥ भाग्यवानसियद्देव्यांनिर्व्याजाभक्तिरस्तिते ॥ ३ ॥ शृणुराजन्पुरावृत्तंसतीदेहेग्निभर्जिते ॥ भ्रांतःशिवस्तुबभ्रामक्वचिद्देशेस्थिरोभवत् ॥ ४ ॥ प्रपंचभानरहितःसमाधिगतमानसः ॥ ध्यायन्देवीस्वरूपंतुकालंनिन्येसआत्मवान् ॥ ५ ॥ सौभाग्यरहितंजातंत्रैलोक्यंसचराचरम् ॥ शक्तिहीनंजगत्सर्वंसाब्धिद्वीपंसपर्वतम् ॥ ६ ॥ आनंदःशुष्कतांयातःसर्वेषांहृदयांतरे ॥ उदासीनाःसर्वलोकाश्चिंताजर्जरचेतसः ॥ ७ ॥ सदादुःखोदधौमग्नारोगग्रस्तास्तदाऽभवन् ॥ ग्रहाणांदेवतानांचवैपरीत्येनवर्तनम् ॥ ८ ॥

मैं परमपुरातत्व वर्णन करता हूं श्रवण करो. देवादिदेव महेश्वरने उस अग्निदग्ध सतीके देहको धारण कर भ्रान्त चित्तसे भूमण्डलपर भ्रमण करते करते जिस स्थानमें स्थिर होकर अवस्थिति की ॥ ४ ॥ उस स्थानमे वह नियतेन्द्रिय संसारज्ञान रहित और समाधियुक्त होकर देवीके स्वरूपका ध्यान करते करते काल व्यतीत करनेलगे ॥ ५ ॥ इस समय देवीके विना चराचरयुक्त यह त्रैलोक्यमण्डल ऐश्वर्यरहित और पर्वत, समुद्र तथा द्वीप सहित यह सम्पूर्ण भूमण्डल शक्ति विहीन होगया ॥ ६ ॥सम्पूर्ण जीवोंके हृदयका आनन्द शुष्क होगया सम्पूर्ण मनुष्य चिन्ताके कारण जर्जर चित्त हो दीनभावसे अवस्थिति करने लगे ॥ ७ ॥ सब दुःखसागरमें निमग्न होकर रोगग्रस्त होनेलगे ग्रहोंकी विपरीत गति और देवताओंकी विपरीत अवस्था होनेलगी ॥ ८ ॥

राजालोग सतीके अभावसे आधिभौतिक और आधिदैविक दुःख परम्पराके अधीन होकर स्थिति करनेलगे ॥ ९ ॥ इसीसमय तारकनामक महासुर ब्रह्माजीसे वर प्राप्त कर अत्यन्त दुर्जेय हो उठा वह वीर मदसे मत्त हो त्रिभुवनको जीत त्रैलोक्यका एकमात्र अधीश्वर होगया ॥ १० ॥ प्रजापति ब्रह्माके "शिवका औरस पुत्र तुम्हारा हन्ता होगा" इसप्रकार वरदान करनेपर और उससमय शिवके औरस पुत्रका अभाव होनेके कारण वह महासुर सदा आनन्दसे उन्मत्त होकर जयका अभिमान करनेलगा ॥ ११ ॥ सम्पूर्ण देवता उसके उपद्रवसे स्थानभ्रष्ट होकर शिवका औरस पुत्र न होनेके कारण दुस्तर चिन्तासागरमें निमग्न हुए ॥ १२ ॥ सती देवीके इससमय प्राण त्यागनेपर महादेव भार्यारहित हुएहै अतएव इस समय किसप्रकार उनके सुतोत्पत्ति सम्भव होसक्ती है!हम अत्यन्त भाग्यहीन हैं कारण कि शंकरकी पुत्रोत्पत्तिके अभावसे हमारा कार्य सिद्ध होना अत्यन्त कठिन होगया ॥ १३ ॥ इसप्रकार चिन्तासे कातर होकर सम्पूर्ण देवता वैकुण्ठम

अधिभूताधिदैवानांसत्यभावानृपाऽभवन् ॥ अथाऽस्मिन्नेवकालेतुतारकाख्योमहासुरः ॥ ९ ॥ ब्रह्मदत्तवरोदैत्योऽभवत्त्रैलोक्यनायकः ॥ शिवौरसस्तुयःपुत्रःसतेहंताभविष्यति ॥ १० ॥ इतिकल्पितमृत्युःसदेवदेवैर्महासुरः ॥ शिवौरससुताभावाज्जगर्जचननंदच ॥ ११ ॥ तेनचोपद्रुताःसर्वेस्वस्थानात्प्रच्युताःसुराः ॥ शिवौरससुताभावाच्चिंतामापुर्दुरत्ययाम् ॥ १२ ॥ नांगनाशंकरस्यास्तिकथंतत्सुतसंभवः ॥ अस्माकंभाग्यहीनानांकथंकार्यंभविष्यति ॥ १३ ॥ इतिचिंतातुराःसर्वेजग्मुर्वैकुंठमंडले॥शशंसुर्हरिमेकांतेसचोपायंजगादह ॥ १४ ॥ कुतश्चिंतातुराःसर्वेकामकल्पद्रुमाशिवा ॥ जागर्तिभुवनेशानीमणिद्वीपाधिवासिनी ॥ १५ ॥ अस्माकमनयादेवतदुपेक्षास्तिनान्यथा ॥ शिक्षैवेयंजगन्मात्राकृतास्मच्छिक्षणायच ॥ १६ ॥ लालनेताडनेमातुर्नाकारुण्यंयथार्भके ॥ तद्वदेवजगन्मातुर्नियंत्रागुणदोषयोः ॥ १७ ॥

ण्डलमें गये और निर्ज्जनमें भगवान् विष्णुसे समस्त वृत्तान्त निवेदन करनेपर वह उस विषयका उपाय कहनेलगे ॥ १४ ॥ हे सुरगण जब मणिद्वीपनिवासिनी वाञ्छाकल्पद्रुमरूपिणी कल्याणदायिनी करुणामयी देवी भुवनेश्वरी हमारे लिये सदा जागरित रहती है तब तुम चिन्तासे व्याकल क्यों होते हो ? ॥ १५ ॥ वह जगज्जननी केवल हमारे अपराधसे हमको शिक्षा देनेके लिये उपेक्षा दिखाती हैं हे देवताओ ! तुम निश्चय जानो कि, वह शिक्षा हमारे विनाशके निमित्त नहीं है हमारे प्रति करुणा दिखानेके लियेही वह करती हैं ॥ १६ ॥ जिसप्रकार अपनी सन्तानके लालन पालन और ताडन विषयमें माताकी दयाहीनता नहीं दिखाई देती इसीप्रकार तुम्हारे गुण दोष विषयमें वह जगन्नियन्त्री जगज्जननी कभी निर्दय नहीं होगी ॥ १७ ॥

सन्तानसे अपराध पद पदपर होता है त्रैलोक्यमें एकमात्र जननीके विना और कौन उसको सहसक्ता है?॥ १८॥अतएव तुम शीघ्रही एकान्त भक्तिसहित उन्हीं परम
जननी परमेश्वरीकी शरणागत होओ अवश्यही वह तुम्हारे कार्यसाधनमें यत्न करैगी ॥ १९ ॥ देवाधिपति महाविष्णु देवताओंसे इसप्रकार निजजाया लक्ष्मीके
सहित देवीकी आराधनाके लिये देवताओंको संग ले शीघ्र निकले॥ २०॥फिर शीघ्र शैलाधिपति हिमालयमें जाय समस्तही पुरश्चरण करनेमें प्रवृत्त हुए ॥ २१ ॥
हे नृपवर ! अम्बायज्ञके जाननेवाले देवताओंने अम्बायज्ञ आरम्भ किया और सम्पूर्णही तृतीयादि व्रतका अनुष्ठान करने लगे ॥ २२ ॥ कोई कोई देवीकी
समाधि अर्थात् उनके धारावाहिक ध्यानमें परायण हुए कोई कोई निरन्तर उनका नाम जपने लगे कोई कोईदेवीसूक्त जप करनेमें प्रवृत्त हुए कोई कोई नामपरायण

अपराधोभवत्येवतनयस्यपदेपदे ॥ कोपरःसहतेलोकेकेवलंमातरंविना ॥ १८ ॥ तस्माद्यूयंपरांबांतांशरणंयातमाचिरम् ॥ निर्व्याजयाचित्तवृ
त्त्यासावःकार्यविधास्यति ॥ १९ ॥ इत्यादिश्यसुरान्सर्वान्महाविष्णुःस्वजायया ॥ संयुतोनिर्जगामाऽशुदेवैःसहसुराधिपः ॥ २० ॥ आज
गाममहाशैलंहिमवंतंनगाधिपम् ॥ अभवंश्चसुराःसर्वेपुरश्चरणकर्मिणः ॥ २१ ॥ अंबायज्ञविधानज्ञाअंबायज्ञंचचक्रिरे ॥ तृतीयादिव्रतान्या
शुचक्रुःसर्वेसुरानृप ॥ २२ ॥ केचित्समाधिनिष्णाताःकेचिन्नामपरायणाः ॥ केचित्सूक्तपराःकेचिन्नामपारायणोत्सुकाः ॥ २३ ॥ मंत्रपारा
यणपराःकेचित्कृच्छ्रादिकारिणः ॥ अंतर्यागपराःकेचित्केचिन्न्यासपरायणाः ॥ २४ ॥ हृल्लेखयापराशक्तेःपूजांचक्रुरतंद्रिताः ॥ इत्येवंबहुव
र्षाणिकालोगाज्जनमेजय ॥ २५ ॥ अकस्माच्चैत्रमासीयनवम्यांचभृगोर्दिने ॥ प्रादुर्बभूवपुरतस्तन्महःश्रुतिबोधितम् ॥ २६ ॥ चतुर्दिक्षुचतु
र्वेदैर्मूर्तिमद्भिरभिष्टुतम् ॥ कोटिसूर्यप्रतीकाशंचंद्रकोटिसुशीतलम् ॥ २७ ॥

॥२३॥अथवा कोई कोई मन्त्रपरायण हुए और कोई कोई कृच्छ्र चान्द्रायणादि व्रतपरायण हुए,कोई कोईअन्तर्यागमें,कोई कोई प्राणाग्निहोत्र योगमेंअथवाकोई
कोई न्यासादिमें नियुक्त हुए॥२४॥और कोई कोई अतन्द्रित होकर मायाबीजमन्त्रद्वारा परमाशक्ति भुवनेश्वरीकी पूजा करने लगे.हे महाराज!इसप्रकार देवताओं
को बहुत वर्ष व्यतीत होगये ॥ २५ ॥ फिर एक दिन चैत्रमासकी नवमी तिथि और भृगुवारमें वह श्रुतिबोधित शक्तिसम्बन्धीय परमज्योतिः अकस्मात उनके
सामने प्रगट हुई॥ २६॥यह तेज करोड करोड विद्युत्की समान अरुणवर्ण और करोड करोड चन्द्रमाके समान शीतल था उस परमज्योतिकी प्रभा करोड करोड
सूर्य्यके समान थी चारों ओर अवस्थित होकर मूर्तिमान् चारों वेद उसका स्तव करते थे वह तेजोराशि क्या ऊर्ध्वमें क्या पार्श्वमें क्या मध्यमें किसी दिशामें

परिच्छिन्न नहीं हुई ॥२७॥२८॥उसका आदिभी नहीं और अन्तभी नहीं वह हस्तपादादि अंगसंयुक्त स्त्रीरूप पुरुषरूप अथवा नपुंसकरूप भी नहीं थी ॥२९॥ देवताओंने प्रथम उस तेजकी प्रभासे हत होकर नेत्र मूँदलिये किन्तु क्षणकालमेंही धैर्य्य अवलम्बन कर ज्योंही नेत्र खोले॥३०॥त्योंही वह परमज्योति अतिमनोहर दिव्य रमणीरूपसे प्रकाशित हुई उस मनोरमाङ्गी नवयौवना कुमारीके॥३१॥कमलकलिकानिन्दित दोनों कुच ऊंचे परमशोभायमान होरहे थे कमरमें किंकिणी मेखलाके शब्द और चरणोंसे मनोहर मंजीरकी ध्वनि आती थी ॥ ३२ ॥ उसके चारों हाथोंमें कनकवलय चारों बाहुओंमें केयूर ग्रीवादेशमें ग्रैवेयक गरदेशमें अमूल्य मणिहार गलबन्ध और परमोज्ज्वल प्रभाजाल विस्तारित होकर शोभा पारहा था॥३३॥उनके कर्ण और कपोलके मध्यवर्ती केशावली नवकेतकी पुष्पपत्रोपरि विराजित दीप्तप्रभ नीलवर्ण भ्रमरावलीके समान समुज्ज्वल शोभा पाती है नितम्बविम्ब सुघटित और अत्यन्त मनोहर रोमराजि नाभिमें विराजित होकर

विद्युत्कोटिसमानाभमरुणंतत्परंमहः ॥ नैवचोर्ध्वनतिर्यक्चनमध्येपरिजग्रभत् ॥२८॥ आद्यंतरहितंतत्तुनहस्ताद्यंगसंयुतम् ॥ नचस्त्रीरूपमथ वानपुंरूपमथोभयम् ॥ २९ ॥ दीप्त्यापिधानंनेत्राणांतेषामासीन्महीपते ।। पुनश्चधैर्यमालंब्ययावत्तेदद्दशुःसुराः ॥ ३० ॥ तावत्तदेवस्त्रीरूपेणाऽभाद्दिव्यंमनोहरम् ॥ अतीवरमणीयांगींकुमारींनवयौवनाम् ॥ ३१ ॥ उद्यत्पीनकुचद्वंद्वनिंदितांभोजकुड्मलाम् ॥ रणत्किंकिणिकाजालसिजन्मंजीरमेखलाम् ॥ ३२ ॥ कनकांगदकेयूरग्रैवेयकविभूषिताम् ॥ अनर्घ्यमणिसंभिन्नगलबंधविराजिताम् ॥ ३३ ॥ तनुकेतकसंराजन्नीलभ्रमरकुंतलाम् ॥नितंबबिंबसुभगांरोमराजिविराजिताम् ॥ ३४ ॥ कर्पूरशकलोन्मिश्रतांबूलपूरिताननाम् ॥ कनत्कनकताटंकविटंकवदनांबुजाम्॥३५॥अष्टमीचंद्रबिंबाभललाटामायतभ्रुवम् ॥ रक्तारविंदनयनामुन्नसांमधुराधराम्॥३६॥ कुंदकुड्मलदंताग्रांमुक्ताहारविराजिताम् ॥ रत्नसंभिन्नमुकुटांचंद्ररेखावतंसिनीम् ॥३७॥मल्लिकामालतीमालाकेशपाशविराजिताम् ॥ काश्मीरबिंदुनिटिलांनेत्रत्रयविलासिनीम्॥३८॥

अपूर्व शोभा सम्पादन करती है ॥ ३४ ॥ दीप्यमान कनकताटङ्कमें उज्ज्वल परमसुन्दर मुखकमल कर्पूरखण्डमिश्रित ताम्बूलसे पूर्ण ॥ ३५ ॥ ललाटमें अर्द्धचन्द्र शोभायमान दोनों भौंहें चौडी नेत्रोंने उपांतभागमें कोकनदके समान अर्थात् लालकमलके समान शोभा धारण की है. नासिक ऊंची अधर विम्बाफलके समान अति मनोहर ॥ ३६ ॥ सम्पूर्ण दांत कुन्द कलीके समान अत्यन्त मनोहर गलेमें लम्बायमान मोतियोंका हार विराजमान है, मस्तकके ऊपर हीरक और मणिरत्नमे खचित प्रदीप्त मुकुटालङ्कार कर्णमे चन्द्ररेखाकी समान कर्णफूल ॥ ३७ ॥ केशपाश मल्लिका और मालतीकी मालासे सुशोभित ललाट काश्मीरविन्दु द्वारा सुसज्जित और तीनों नेत्र मुखमण्डलकी अपूर्व शोभा सम्पादन करते है ॥ ३८ ॥

उनके एक हस्तमें पाश और दूसरे हाथमे अकुश तथा अन्यान्य दोनों हाथ वर और अभयदान भंगिमासे विराजित देहकी कान्ति दाडमीके फलकी समान परिधान अरुणवर्ण अम्बर परमशोभा विस्तार करते हैं ॥ ३९ ॥ देवताओने इसप्रकार समस्त शृङ्गारवेषधारिणी समस्त वाञ्छापूरिणी सम्पूर्ण देवताओसे नमस्कृत हास्याननी अखिलमोहिनी ॥ ४० ॥ अखिलजननी प्रसादसुमुखी कपटतारहित करुणाकी मूर्तिरूपिणी अम्बिकादेवीको सामने देखा ॥ ४१ ॥ उस करुणामयी मूर्तिको देखकर देवताओंने प्रणाम किया किन्तु बाष्पभारसे कण्ठ रुकजानेके कारण कुछ भी न कहसके ॥ ४२ ॥ फिर अति कष्टसे धैर्य अवलम्बनकर भक्तिमे भर शिर झुकाय प्रेम अश्रुपूर्ण नेत्रोंसे जगदम्बिकाका स्तव करने लगे ॥ ४३ ॥ देवताओंने कहा हे जगदम्बिके ! आप देवी और महादेवी हैं तथा आपही शिवरूपिणी है हम सदा संयतचित्तसे आपको वारंवार प्रणाम करते हैं । हे देवि ! आपही साम्यावस्थाविशिष्ट मायोपाधियुक्त ब्रह्मरूपिणी प्रकृति और आपही सर्व

पाशांकुशवराभीतिचतुर्बाहुंत्रिलोचनाम् ॥ रक्तवस्त्रपरीधानांदाडिमीकुसुमप्रभाम् ॥३९॥ सर्वशृंगारवेषाढ्यांसर्वदेवनमस्कृताम् ॥ सर्वाशापूरिकांसर्वमातरंसर्वमोहिनीम् ॥ ४० ॥ प्रसादसुमुखीमंबांमंदस्मितमुखांबुजाम् ॥ अव्याजकरुणामूर्तिंददृशुःपुरतःसुराः ॥ ४१ ॥ दृष्ट्वातांकरुणामूर्तिंप्रणेमुःसकलाःसुराः ॥ वक्तुंनाशक्नुवन्किंचिद्बाष्पसंरुद्धनिःस्वनाः ॥ ४२ ॥ कथंचित्स्थैर्यमालंव्यभक्त्याचानतकंधराः ॥ प्रेमाश्रुपूर्णनयनास्तुष्टुवुर्जगदंबिकाम् ॥ ४३॥ देवाऊचुः ॥ नमोदेव्यैमहादेव्यैशिवायैसततंनमः ॥ नमःप्रकृत्यैभद्रायैनियताःप्रणताःस्मताम्॥४४॥ तामग्निवर्णांतपसाज्वलंतीवैरोचनींकर्मफलेषुजुष्टाम् ॥ दुर्गादेवींशरणमहंप्रपद्येसुतरसितरसेनमः ॥ ४५ ॥ देवीवाचमजनयंतदेवास्तांविश्वरूपाः पशवोवदंति ॥ सानोमंद्रेषमूर्जंदुहानाधेनुर्वागस्मानुपसुष्टुतैतु ॥ ४६ ॥ कालरात्रींब्रह्मस्तुतांवैष्णवींस्कंदमातरम् ॥ सरस्वतीमदितिंदक्षदुहितरंनमामःपावनांशिवाम् ॥ ४७ ॥

कल्याणरूपिणी हैं हम संयतमनसे आपके चरणकमलोंमें प्रणाम करते है ॥ ४४ ॥ हे जननि ! आपही योगियोंके हृदयमें अनल शिखाकी समान अरुण वर्णसे दीप्ति पाती हैं आपही ज्ञानप्रभासे दीप्यमान हैं, हे मातः । आपही इस सम्पूर्ण ब्रह्माण्डमें चैतन्यरूपसे सर्वत्र प्रकाशित होती हैं, ब्रह्मादि देवता और मानवादि जीवगण कर्मफलप्राप्तिके लिये आपकी सेवा करते हैं, हे देवि ! आपही संसारसागरसे तारनेवाली हैं अतएव हम घोर संसारसमुद्रसे पार होनेके लिये आपको शरणागत होकर आपको बारंबार नमस्कार करते है ॥ ४५ ॥ हे मातः ! प्राणादिपञ्चवायुकी सहायतासे जो सम्पूर्ण भावप्रकाश वाक्य उच्चारित होते हैं हम उसको माया कहते है वह माया हमारी कामधेनु अर्थात् हम उस कामधेनुरूपिणी मायासे इच्छानुसार धन, मान और अन्नादि दुहकर अहंकारमें उन्मत्त होते हैं, हे मातः ! आप हमारी वही भाषास्वरूप है अतएव आप सन्तुष्ट होकर हमारी वाञ्छा पूर्ण कीजिये ॥ ४६ ॥ हे देवी ! आप सर्वसंहारक

कालकाभी संहार करती है भगवान् पद्मयोनि ब्रह्मा सदा आपकी स्तुति करते है. हे मातः ! आपही विष्णुशक्ति लक्ष्मी स्कन्दमाता शिवशक्ति पार्वती ब्रह्मशक्ति सरस्वती देवमाता अदिति और आपही सतीनाम्नी दक्षकी कन्या है. हे मातः ! आप ही इसप्रकार अनेकरूप धारण करके अखिलब्रह्माण्डपूत और सम्पूर्णको शान्तिदान करती है. अतएव हे देवि ! आपको प्रणाम करते है ॥ ४७ ॥ हम आपको ही महालक्ष्मी जानते है हम आपको सर्वशक्तिरूपिणी देवी भगवती जानकर आपका ध्यान करते हैं. हे जननि ! आपही हमको अपने श्रवण, मनन और ध्यानमें प्रेरण कीजिये ॥ ४८ ॥ हे देवि ! आपही विराट्रूपिणी हैं आपको नमस्कार है ! आपही सूत्रात्मा, हिरण्यगर्भरूपिणी है। आपको नमस्कार है । आपही महदादि षोडशविकृतिरूपिणी हैं आपको नमस्कार है । हे मातः ! आपही ब्रह्मारूपिणी हैं आपको हम नमस्कार करते हैं ॥ ४९ ॥ जिनके सृष्टि अविद्याजनित ज्ञानसे यह जगतरज्जु और स्रगादि ( मालाआदि ) में सर्पकी समान सत्य जानकर भ्रम होता है फिर जिनके सृष्टिविद्याजनित ज्ञानसे वह भ्रम दूर होता है हम भक्तिनम्रमनसे उन्हीं सर्वान्तर्यामिनी भगवती भुवनेश्वरीका ध्यान करते हैं

महालक्ष्म्यैचविद्महेसर्वशक्त्यैचधीमहि ॥ तन्नोदेवीप्रचोदयात् ॥ ४८ ॥ नमोविराट्स्वरूपिण्यैनमःसूत्रात्ममूर्तये ॥ नमोव्याकृतरूपिण्यैनमः श्रीब्रह्ममूर्तये ॥ ४९ ॥ यदज्ञानाज्जगद्भातिरज्जुसर्पस्रगादिवत् ॥ यज्ज्ञानाल्लयमाप्नोतिनुमस्तांभुवनेश्वरीम् ॥ ५० ॥ नुमस्तत्पदलक्ष्यार्थांचिदेकरसरूपिणीम् ॥ अखंडानन्दरूपांतांवेदतात्पर्यभूमिकाम् ॥ ५१ ॥ पंचकोशातिरिक्तांतामवस्थात्रयसाक्षिणीम् ॥ पुनस्त्वंपदलक्ष्यार्थांप्रत्यगात्मस्वरूपिणीम् ॥ ५२ ॥ नमःप्रणवरूपायैनमोह्रींकारमूर्तये ॥ नानामंत्रात्मिकायैतेकरुणायैनमोनमः ॥५३॥ इतिस्तुतातदादेवैर्मणिद्वीपाधिवासिनी ॥ प्राहवाचामधुरयामत्तकोकिलनिःस्वना ॥ ५४ ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ वदंतुविबुधाःकार्यंयदर्थमिहसंगताः ॥ वरदाहंसदाभक्तकामकल्पद्रुमाऽस्मिच ॥ ५५ ॥

॥ ५० ॥ "तत्त्वमसि" इस महा वाक्यस्थ तत् शब्दकी प्रतिपाद्य जो सम्पूर्णदेवताओंके तात्पर्यभूमि चैतन्यरसरूपिणी और अखण्डानन्दस्वरूप ब्रह्मस्वरूपिणी ॥ ५१ ॥ तथा जो अन्नमय, प्राणमय, मनोमय, विज्ञानमय और आनन्दमय इन पञ्चकोशके अतिरिक्त है जो जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति इन तीनों अवस्थाओंकी साक्षिणी और जो त्वम्पदकी भी लक्ष्यार्थ है हम उन्हीं ज्ञानब्रह्मस्वरूपिणी भुवनेश्वरी देवीका ध्यान करते है ॥ ५२ ॥ हे मातः ! आपही प्रणवरूपिणी ह्रींकारमूर्ति नानाविधमन्त्रात्मिका और करुणामयी हो हम आपके चरणकमलोंमें वारम्वार प्रणाम करते हैं ॥ ५३ ॥ देवताओंके इसप्रकार उन मणिद्वीपनिवासिनी जगदम्बिकाके स्तव करनेपर प्रमत्त कोकिलके कण्ठकी समान कण्ठवाली भगवती मधुर वचनों द्वारा उनसे कहनेलगी ॥ ५४ ॥ देवी बोली हे देवताओ ! तुम किसलिए यहां आये हो ? तुम्हारा क्या कार्य है सो कहो मैं सदाही भक्तोंकी वाञ्छाको कल्पतरु और वर देनेवाली विद्यमानरहती हूं ॥ ५५ ॥

तुम मेरे भक्त हो मेरे विद्यमान रहते तुमको क्या चिन्ता है ? मैं तुमको दुःखसागरसे उद्धार करूंगी ॥ ५६ ॥ हे देवताओ ! तुम मेरी यह प्रतिज्ञा सत्यही जानो. हे राजन् ! देववागण देवीके यह प्रेमपूर्ण वचन सुनकर अत्यन्त प्रसन्न हुए ॥ ५७ ॥ और जगन्मातासे अपना मनोदुःख निवेदन करनेलगे. देवता बोले हे परमेश्वरि ! आप सर्वज्ञ और सब जगत्की साक्षी हैं इन तीनो जगतोंमें आपसे अज्ञात कुछ नहीं है ॥ ५८ ॥ हे मातः । हे शिवे ! तारक नामक असुर हमको दिनरात दुःख देता है ॥ ५९ ॥ विश्वस्रष्टा विधाताने शिवके औरसपुत्रसे उसका वध निर्दिष्ट किया है, हे महेश्वरि ! इस समय शिवगृहिणी सतीने देह त्यागकिया है सो आप जानती हैं ॥ ६० ॥ जो सर्वज्ञ है फिर उनके सामने पामरगण क्या कहे है हे जगदम्बिके ! हमने यह सम्पूर्ण वृत्तान्त संक्षेपसे वर्णन किया और हमारा अन्यान्य सम्पूर्ण दारुण दुःख आप मनमें जानसक्ती हैं ॥ ६१ ॥ हम अधिक और क्या कहैं ! आपके चरणकमलोंमें हमारी अचल भक्ति

तिष्ठंत्यांमयिकाचिंतायुष्माकंभक्तिशालिनाम् ॥ समुद्धरामिमद्भक्तान्दुःखसंसारसागरात् ॥ ५६ ॥ इतिप्रतिज्ञांमेसत्यांजानीथविबुधोत्तमाः ॥ इतिप्रेमाकुलांवाणींश्रुत्वासंतुष्टमानसाः ॥ ५७ ॥ निर्भयानिर्जराराजन्नूचुर्दुःखंस्वकीयकम् ॥ देवाऊचुः ॥ नाऽज्ञातंकिंचिदप्यत्रभवत्याऽस्तिजगत्रये ॥ ५८ ॥ सर्वज्ञयासर्वसाक्षिरूपिण्यापरमेश्वरि ॥ तारकेणाऽसुरेन्द्रेणपीडिताःस्मोदिवानिशम् ॥ ५९ ॥ शिवांगजाद्वधस्तस्यनिर्मितोब्रह्मणाशिवे ॥ शिवांगनातुनैवास्तिजानासित्वंमहेश्वरि ॥ ६० ॥ सर्वज्ञपुरतःकिंवावक्तव्यंपामरैर्जनैः ॥ एतदुद्देशतःप्रोक्तमपरंतर्कयांबिके ॥ ६१ ॥ सर्वदाचरणांभोजेभक्तिःस्यात्तवनिश्चला ॥ प्रार्थनीयमिदंमुख्यमपरंदेहहेतवे ॥ ६२ ॥ इतितेषांवचःश्रुत्वाप्रोवाचपरमेश्वरी ॥ ममशक्तिस्तुयागौरीभविष्यतिहिमालये ॥ ६३ ॥ शिवायसाप्रदेयास्यात्सावःकार्यंविधास्यति ॥ भक्तिर्यच्चरणांभोजेभूयाद्युष्माकमादरात् ॥ ६४ ॥ हिमालयोहिमनसामामुपास्तेऽतिभक्तितः ॥ ततस्तस्यगृहेजन्मममप्रियकरंमतम् ॥ ६५ ॥ व्यासउवाच ॥ हिमालयोऽपितच्छ्रुत्वाऽत्यनुग्रहकरंवचः ॥ बाष्पैःसंरुद्धकंठाक्षोमहाराज्ञींवचोऽब्रवीत् ॥ ६६ ॥

सदा विद्यमान रहे यही हमारी मुख्य प्रार्थना है और शिवकी सुतोत्पत्तिके लिये आप देह धारण कीजिये यह हमारी दूसरी प्रार्थना जानिये ॥ ६२ ॥ देवताओंके यह वचन सुन प्रसादसुमुखी परमेश्वरी उनसे कहने लगी मेरी शक्ति जो गौरीरूपसे हिमालयमें उत्पन्न होगी ॥ ६३ ॥ वही शिवसीमन्तिनी होकर पुत्रोत्पादनपूर्वक उसके द्वारा तारकासुरका वध करके तुम्हारा कार्यसाधन करेगी और मेरे चरणकमलोंमें तुम्हारी प्रेमपूर्ण निश्चल भक्ति होगी ॥ ६४ ॥ हिमालय भी अत्यन्त भक्तिसहित एकान्तमनसे मेरी उपासना करते हैं अतएव उनके गृहमें मेरा जन्म ग्रहणकरना अत्यन्त प्रिय जानना चाहिये ॥ ६५ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! गिरिराज हिमालय भी उनके अत्यन्त अनुग्रहसूचक वचन सुनकर प्रेमजनित बाष्पमें भर

रुद्धकण्ठ हो अश्रुपूर्ण नेत्रोंसे त्रैलोक्यसाम्राज्ञी भुवनेश्वरीसे कहनेलगे॥ ६६ ॥हे देवि ! आप जिसके प्रति अनुग्रह करती हैं उसको आप अत्यन्त महत्व् करदेती हैं नहीं तो जड और स्थावर पाषाणपुञ्ज मै कहाँ? और वाक्य तथा मनके अगोचर सच्चिदानन्दरूपिणी आप कहाँ? हमारे गृहमें उत्पन्न होकर आप हमारे प्रति इतना अनुग्रह कर क्यों प्रकाश करतीं यही आपके अनिर्वचनीय महत्त्वका परिचयप्रदान करता है इसमें सन्देह नहीं॥ ६७ ॥हे विमले!हमारे पक्षमें आपके जनकत्वलाभका अनन्त जन्म अश्वमेधादिजनित अथवा समाधिजनित पुण्यके अतिरिक्त और कोई कारण दिखाई नहीं देता ॥ ६८ ॥ अहो ! हमारे प्रति आपने क्या अनुग्रह किया है "जगन्माता जगद्धात्री इन हिमालयकी कन्या हुई अतएव यह व्यक्तिही धन्य और भाग्यवान् है" अबसे हमारी इसप्रकार अतुल कीर्ति इस सम्पूर्ण जगत्में प्रचलित होगी ॥ ६९ ॥ जिनके जठरमें करोड करोड ब्रह्माण्ड स्थित रहते हैं वह जिनकी कन्या हुई पृथ्वीतलमें उसकी समान सौभाग्यवान् और पुण्यवान् और

महत्तरंतंकुरुषेयस्यानुग्रहमिच्छसि ॥ नोचेत्काहंजडःस्थाणुःक्वत्वंसच्चित्स्वरूपिणी ॥ ६७ ॥ असंभाव्यंजन्मशतैस्त्वत्पितृत्वंममाऽनघे ॥ अश्वमेधादिपुण्यैर्वापुण्यैर्वातत्समाधिजैः ॥ ६८ ॥ अद्यप्रपंचेकीर्तिःस्याज्जगन्मातासुताऽभवत् ॥ अहोहिमालयस्यास्यधन्योसौभाग्यवानिति ॥ ६९ ॥ यस्यास्तुजठरेसंतिब्रह्मांडानांचकोटयः ॥ सैवयस्यसुताजाताकोवास्यात्तत्समोभुवि ॥ ७० ॥ नजानेस्मत्पितॄणांकिंस्थानंस्यान्निर्मितंपरम् ॥ एतादृशानांवासाययेषांवंशेस्तिमादृशः ॥ ७१॥ इदंयथाचदत्तंमेकृपयाप्रेमपूर्णया ॥ सर्ववेदांतसिद्धंचत्वद्रूपंब्रूहिमेतथा ॥ ७२॥ योगंचभक्तिसहितंज्ञानंचश्रुतिसंमतम् ॥ वदस्वपरमेशानित्वमेवाहंयतोभवेः ॥ ७३ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाप्रसन्नमुखपंकजा॥ वक्तुमारभतांबासारहस्यंश्रुतिगूहितम् ॥ ७४ ॥ इतिश्रीदे०म०सप्तमस्कंधेदेवीगीतायामेकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ शृण्वंतु निर्जराःसर्वेव्याहरंत्यावचोमम ॥ यस्यश्रवणमात्रेणमद्रूपत्वंप्रपद्यते ॥ १ ॥

कौन होसक्ता है।॥ ७० ॥जिनके वंशमें मेरी समान पुण्यवान् मनुष्यने जन्म ग्रहण किया है मेरे उन पितरोंके वासार्थ कैसे परमोत्कृष्ट समस्त स्थान निर्मित हुए हैं. वह मैं नहीं कहसक्ता ॥ ७१ ॥ हे मातः परमेश्वरी ! आपने जिस प्रकार प्रेमपारिपूर्ण होकर कृपा प्रकाश की है इसी प्रकार आप हमसे अपना सर्व वेदान्तसिद्ध स्वरूप ॥ ७२ ॥और श्रुतिसम्मत भक्तियुक्त ज्ञान तथा योगका,विषय कीर्त्तन कीजिये. क्योंकि हम उसी ज्ञानके बलसे आपका स्वरूपत्व प्राप्त करनेमें समर्थ होंगे॥ ७३ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! हिमालयके इसप्रकार स्तुतियुक्त वचन सुनकर भुवनेश्वरीने प्रसन्न मुखसे श्रुत्युक्त गूढ रहस्यका विषय कहना आरम्भ किया ॥ ७४ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायामेकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥ देवीने कहा हे देवताओ ! जिसके श्रवणमात्रसे जीवगण मेरा स्वरूपत्व प्राप्तकर

नेमें समर्थ होते हैं मैं इस समय वही विषय वर्णन करती हूं तुम समाहित चित्तसे श्रवण करो ॥ १ ॥ हे गिरिवर! सृष्टिके पूर्वमें एकमात्र मैंही विद्यमान थी अन्य और कुछ नहीं था मेरेही आत्मस्वरूपको चित् संवित् और परब्रह्म इत्यादि नामसे निर्देश किया है ॥ २ ॥ मेरा आत्मा अनुमानके अतीत लक्ष्यके अतीत उपमाके अतीत और जन्ममरणादिविकारके भी अतीत पदार्थ है मेरेही आत्माकी स्वतः सिद्ध एक शक्ति है यह शक्ति मायानामसे विख्यात है ॥ ३॥ ब्रह्मज्ञानद्वारा मायाका विनाश होता है यह माया सती अर्थात् सदा नित्य नहीं है और मायाके न होनेसे व्यावहारिक सत्ताका विरोध होनेके कारण असती भी नहीं है सत्ता और असत्ताकी स्थिति सम्भव नहीं होसक्ती. अतएव माया सती और असती यह उभयात्मिका भी नहीं होसक्ती. इसप्रकार अनिर्वचनीय वस्तुरूप मायाशक्ति मोक्षकालपर्यन्त विद्यमान रहती है ॥ ४ ॥ मेरी यह अनादि मोक्षपर्यन्त स्थायिनी मायाशक्ति अग्निकी उष्णताके समान सूर्यकी मरीचिके समान चन्द्रमाकी ज्योत्स्नाके समान स्वभावसे उत्पन्न होती है ॥ ५ ॥ सुषुप्तिकालके समय जीवोंका व्यवहार जिसप्रकार उसमें लीन होता है इसीप्रकार प्रलयकालके समय जीवोंके कर्मसमूह जीव और काल यह समस्तही अभिन्न भावसे मायामें लीन हो जाते हैं ॥६॥ हे गिरिवर! यद्यपि मैं निर्गुण ! हूं तथापि ऐसी मायाशक्तिके संयोगसे जगत्की कारण स्वरूप हुई हूं किन्तु जो माया मेरा आश्रय करके रहती है उस मायाके मुझको आवरण करनेसे मायामें आश्रयावरणकता दोष विद्यमान रहता है. हे हिमवान् ! तुमको जानना चाहिये कि मेरे माया और अविद्या नामसे दो रूप हैं तिनमें विद्यारूपिणी प्रथम इसमें स्वाश्रय व्यामोहकारित्व दोष नहीं है और अविद्यारूपिणी दूसरा इसमे स्वाश्रय व्यामोहकारित्व दोष विद्यमान है इसके द्वाराही जीवोंकी सृष्टि होती है और विद्याके द्वारा जीवगण मोक्ष प्राप्त करते हैं ॥७॥ मायाके सहित चैतन्यका सयोग होनेपरही वह मायाप्रतिबिम्बित चैतन्य अर्थात् चिदाभासही जगत्का निमित्तकारण है और यह माया प्रपञ्चरूप परिणाम समवायिकारण कहा जाता है ॥८॥ कोई कोई शाखाध्यायी वेदके जाननेवाले इस मायाको तप कोई कोई तम कोई कोई जड कोई कोई ज्ञान अथवा कोई कोई माया प्रधानप्रकृति अजा और

अहमेवाऽऽसपूर्वंतुनान्यत्किंचिन्नगाधिप॥तदात्मरूपंचित्संवित्परब्रह्मैकनामकम्॥२॥अप्रतर्क्यमनिर्देश्यमनौपम्यमनामयम्॥ तस्यकाचित्स्वतःसिद्धाशक्तिर्मायेतिविश्रुता॥३॥नसतीसानाऽसतीसानोभयात्माविरोधतः॥ एतद्विलक्षणाकाचिद्वस्तुभूताऽस्तिसर्वदा ॥ ४ ॥ पावकस्योष्णतेवेयमुष्णांशोरिवदीधितिः ॥ चंद्रस्यचंद्रिकेवेयंममेयंसहजाध्रुवा ॥५॥ तस्यांकर्माणिजीवानांजीवाःकालाश्चसंचरे॥अभेदेनविलीनाःस्युःसुषुप्तौव्यवहारवत् ॥६॥ स्वशक्तेश्चसमायोगादहंबीजात्मतांगता॥ स्वाधारावरणात्तस्यादोषत्वंचसमागतम् ॥७॥ चैतन्यस्यसमायोगान्निमित्तत्वंचकथ्यते ॥ प्रपंचपरिणामाच्चसमवायित्वमुच्यते॥८॥ केचित्तांतपइत्याहुस्तमःकेचिज्जडंपरे॥ज्ञानंमायांप्रधानंचप्रकृतिंशक्तिमप्यजाम् ॥९॥

शक्ति नामसे निर्देश करते है ॥ ९ ॥ शैवशास्त्रतत्वज्ञ पंडितलोग उसको विमर्श और अन्यान्य वेदतत्वार्थचिन्तक कोविदगण अविद्या कहकर निर्देश करतेहैं फलतः यह माया समस्त वेदान्तिगणोंकी उपजीव्य ( निर्वाहक ) है इसप्रकार निगमादि शास्त्रमें माया अनेक नामोंसे कही गई है ॥१०॥ जो वस्तु दृश्यमानहैं वही वही वस्तु जड हैं इस इस अभिचारी लक्षण हेतु मायाका जडत्व और स्वाधिष्ठान ज्ञाननाशहेतु मिथ्यात्व प्रतिपादित होता है किन्तु चैतन्य दृश्य पदार्थ नहीं है अत एव उसको जडभी नहीं कहा जाता ॥ ११ ॥चैतन्य स्वप्रकाश है वह अन्यके द्वारा प्रकाशित नहीं होता क्योंकि चैतन्य अन्यद्वारा प्रकाशित होता है यह स्वीकार करनेसे चैतन्य प्रकाशक प्रकाशित होता है ॥१२॥वह अन्यद्वारा प्रकाशित होता है इसप्रकार अनवस्था दोष उपस्थित होता है स्वयंप्रकाश पदार्थकी स्थिरता नहीं है यहभी नहीं कहा जाता क्योंकि उसमें कर्म्म कर्त्ताका विरोध होता है एक पदार्थमें ही एक कालमें कर्तृत्व और कर्म्मत्व नहीं रहसक्ता.अतएवदीप

विमर्शइतितांप्राहुःशैवशास्त्रविशारदाः ॥ अविद्यामितरेप्राहुर्वेदतत्त्वार्थचिंतकाः ॥ १० ॥ एवंनानाविधानिस्युर्नामानिनिगमादिषु ॥ तस्या
जडत्वंदृश्यत्वाज्ज्ञाननाशात्ततोसती ॥ ११ ॥ चैतन्यस्यनदृश्यत्वंदृश्यत्वेजडमेवतत् ॥ स्वप्रकाशंचचैतन्यंनपरेणप्रकाशितम् ॥ १२ ॥
अनवस्थादोषसत्त्वान्नस्वेनाऽपिप्रकाशितम् ॥ कर्मकर्त्रोविरोधःस्यात्तस्मात्तद्दीपवत्स्वयम् ॥ १३ ॥ प्रकाशमानमन्येषांभासकंविद्धिपर्वत ॥
अतएवचनित्यत्वंसिद्धंसंवित्तनोर्मम ॥१४॥ जाग्रत्स्वप्नसुषुप्त्यादौदृश्यस्यव्यभिचारतः ॥ संविदोऽव्यभिचारश्चनानुभूतोऽस्तिकर्हिचित्॥१५॥
यदितस्याऽप्यनुभवस्तर्ह्ययंयेनसाक्षिणा ॥ अनुभूतःसएवाऽत्रशिष्टःसंविद्वपुःपुरा ॥ १६ ॥

ककी समान चैतन्यको स्वप्रकाश पदार्थ स्वीकार करना चाहिये॥१३॥चैतन्यस्वयं प्रकाशमान पदार्थ होनेपरभी अन्य चन्द्र सूर्यादि पदार्थोंकोभी प्रकाशित करता है अतएव हे पर्व्वतवर ! मेरे संवित् रूप तनुका नित्यत्व सिद्ध हुआ॥१४॥ कारण कि जाग्रत्,स्वप्न और सुषुप्ति इत्यादि अवस्थाओंमें दृश्य पदार्थका व्यभिचार होता है किन्तु किसी अवस्थामेंही सम्वित् वा चैतन्यका व्यभिचार अनुभव नहीं होता. क्योंकि जो मैंने जाग्रत अवस्थाका अनुभव किया है वही मैं स्वप्न और सुषुप्ति अवस्थाका अनुभव करती हूं मैं इस समय सोती थी,इसप्रकार अनुभव किया अतएव सम्वित् पदार्थका कभी व्यभिचार नहीं होता॥१५॥बौद्धगण कहते है कि, जिसप्रकार सम्वित्का अनुभव होता है इसीप्रकार सम्वित्के अभावकाभी अनुभव होताहै जोसत् है वही क्षणिक है इसप्रकार अनुमानद्वाराज्ञानका भी अनित्यत्व प्रतिपादित होता है इससे कहाजाता है कि,यद्यपि सम्वित्के अभावका अनुभव होता है तथापि जिस साक्षीद्वारा उस सम्वित्के अभावका अनुभव होता है वही

साक्षी सम्वित् वपु है अर्थात् ज्ञानशरीररूपसे प्रतिपन्न होता है. क्योंकि साक्षी ज्ञानका नित्यत्व सबकोही स्वीकार करना होता है ॥ १६ ॥ अतएव अनवद्य सत शास्त्रोंके तत्वज्ञ पंडितगण कहते हैं कि, सम्वित् नित्य और परमप्रेमका आस्पद होनेसे वह आनन्दस्वरूप है. कारण कि, असुख कभी परम प्रेमका आस्पदीभूत नहीं होसक्ता॥ १७॥ औ "मैं हूं" जीवोंका इस प्रकार अनुभव नहीं होता किन्तु "मैं विद्यमान हूं" इसप्रकार प्रेम सम्पूर्ण जीवोंके आत्मामें प्रतिष्ठित रहता है यदि आत्माका आनन्दरूपत्व न हो तो इसप्रकार आत्मप्रेम कभी संभव नहीं होता अतएव प्राणीमात्रके अनुभव हेतु सम्वित्का आनन्दरूपत्व सर्वथा सिद्ध हुआ है हे गिरिराज ! यह सम्पूर्ण जगत्प्रपंच मायानिर्मित है अतएव वह मिथ्या भ्रम होनेसे सर्पादि मिथ्या पदार्थका जिसप्रकार रज्जु इत्यादिके सहित सम्बन्ध नहीं होता इसी प्रकार इस जगत्के सहित मेरा (आत्माका) असङ्गत्व भली भाँति सिद्ध हुआ और यह सम्पूर्ण संसार मिथ्या और परिच्छेद्य होनेसे मेरी आत्मस्वरूपिणीकी अपरि

अतएवचनित्यत्वंप्रोक्तंसच्छास्त्रकोविदैः ॥ आनंदरूपताचाऽस्याःपरप्रेमास्पदत्वतः ॥१७॥ मानभूवंहिभूयासमितिप्रेमात्मनिस्थितम् ॥सर्वं स्याऽन्यस्यमिथ्यात्वादसंगत्वंस्फुटंमम ॥ १८ ॥ अपरिच्छिन्नताप्येवमतएवमताम्मम ॥ तच्चज्ञानंनात्मधर्मोधर्मत्वेजडतात्मनः ॥ १९ ॥ ज्ञानस्यजडशेषत्वंनदृष्टंनचसंभवि ॥ चिद्धर्मत्वंतथानास्तिचितश्चिन्नहिभिद्यते ॥ २० ॥ तस्मादात्माज्ञानरूपः सुखरूपश्चसर्वदा ॥ सत्यःपूर्णोप्यसंगश्चद्वैतजालविवर्जितः ॥ २१ ॥ सपुनःकामकर्मादियुक्तयास्वीयमायया ॥ पूर्वानुभूतसंस्कारात्कालकर्मविपाकतः ॥ २२ ॥ अविवेकाच्चतत्त्वस्यसिसृक्षावान्प्रजायते ॥ अबुद्धिपूर्वःसर्गोऽयंकथितस्तेनगाधिप ॥ २३ ॥

च्छिन्नता प्रमाणित होती है ॥१८॥ यदि कोई कहै कि, ज्ञान आत्माका स्वरूप नहीं है वह आत्माका धर्म है. यह भ्रान्तिविलास है क्योंकि यदि आत्माका धर्म होता तो अवश्यही उसकी जडता संघटित होती इसमें सन्देह नहीं. ज्ञानका जडत्व सम्भव नहीं होता अतएव अन्य कहीं भी ज्ञानका जडपरिणामित्व दिखाई नहीं देता ॥१९॥ यदि कहो कि, जो ज्ञानका जडत्व हो वहभी नहीं होसक्ता क्योंकि ज्ञान भी चित्स्वरूप और आत्मा भी चित्स्वरूप है चित् पदार्थका धर्मत्व नहीं और चित्पदार्थ चित्से भी भिन्न नहीं होसक्ता अतएव चिद्रूप ज्ञानका धर्माधर्मभाव किसप्रकार संभव होसक्ता है ? ॥ २० ॥ अतएव आत्मा सर्वदाही ज्ञानस्वरूप आनन्दस्वरूप सत्यस्वरूप पूर्ण संगरहित और द्वैतवर्जित है ॥२१॥ यह आत्मा कामना और कर्मादियुक्त अपनी मायाद्वारा पूर्वानुभूत संस्कार वशसे काल और कर्मके विपाकानुसार ॥ २२ ॥ चौवीस तत्त्वोंके अविवेकजनितही इसप्रकार सृष्टिविषयमें इच्छावान् होता है. हे गिरिवर ! सोता हुआ

पुरुष जिस प्रकार पूर्वसंस्कारसे अबुद्धिपूर्वक नींदसे उठता है इसीप्रकार आत्माकी यह सृष्टिभी कालकर्मके संस्कार अबुद्धिपूर्वकही साधित होती है ॥ २३ ॥ हे अचलेन्द्र ! मैने जो तत्त्वका विषय वर्णनकिया यही सर्व्वोत्तम और मेरा अलौकिक रूपमात्र है वेदमें यही अव्याकृत अव्यक्त और मायाशबल कहकर उल्लिखित हुआ है॥ २४॥और सम्पूर्ण शास्त्रोंमे इसको सर्व कारणोंका कारण सब तत्त्वका आदिभूत तथा सच्चिदानन्दविग्रह कहकर निर्देश करतेहैं ॥ २५ ॥ ज्ञान और क्रियासंयुक्त समस्त कर्म्म घनीभूत होनेसे वह ह्रींकार मंत्रका वाच्य होताहै तत्त्वदर्शी महर्षिगण उस ह्रींकाररूप मायाबीजकोही सम्पूर्ण ब्रह्माण्डका आदि तत्त्व कह कर उल्लेख करते हैं ॥ २६॥उस ह्रींकारवाच्य महत्स्वरूप मायाबीज रूप आदितत्त्वसे क्रमानुसार शब्दतन्मात्ररूप अपञ्चीकृत आकाश उत्पन्न होता है अनन्तर

एतद्धियन्मयाप्रोक्तंममरूपमलौकिकम् ॥ अव्याकृतंतदव्यक्तंमायाशबलमित्यपि ॥ २४ ॥ प्रोच्यतेसर्वशास्त्रेषुसर्वकारणकारणम् ॥ तत्त्वानामादिभूतं च सच्चिदानंदविग्रहम् ॥ २५ ॥ सर्वकर्मघनीभूतमिच्छाज्ञानक्रियाश्रयम् ॥ ह्रींकारमंत्रवाच्यंतदादितत्त्वंतदुच्यते ॥ २६ ॥ तस्मादाकाशउत्पन्नःशब्दतन्मात्ररूपकः ॥ भवेत्स्पर्शात्मकोवायुस्तेजोरूपात्मकंपुनः ॥ २७ ॥ जलंरसात्मकंपश्चात्ततोगंधात्मिकाधरा ॥ शब्दैकगुण आकाशोवायुःस्पर्शरवान्वितः ॥ २८ ॥ शब्दस्पर्शरूपगुणंतेजइत्युच्यतेबुधैः ॥ शब्दस्पर्शरूपरसैरापोवेदगुणाःस्मृताः ॥२९॥ शब्दस्पर्शरूपरसगंधैःपंचगुणाधरा॥तेभ्योऽभवन्महत्सूत्रंयल्लिंगंपरिचक्षते॥३०॥सर्वात्मकंतत्संप्रोक्तंसूक्ष्मदेहोऽयमात्मनः॥अव्यक्तंकारणोदेहः सचोक्तःपूर्वमेवहि ॥३१॥ यस्मिञ्जगद्बीजरूपंस्थितंलिंगोद्भवोयतः ॥ ततः स्थूलानिभूतानिपंचीकरणमार्गतः ॥ ३२ ॥ पंचसंख्यानिजायंतेतत्प्रकारस्त्वथोच्यते ॥ पूर्वोक्तानिचभूतानिप्रत्येकंविभजेद्द्विधा ॥ ३३ ॥

उससे स्पर्शात्मक वायु अनन्तर उससे क्रमानुसार रूपात्मक तेज ॥२७॥ इसके उपरान्त रसात्मक जल तदनन्तर गन्धगुणात्मक पृथ्वी उत्पन्न होती है. पंडित लोग कहते है कि, आकाशगुण एकमात्र शब्द है वायुका गुण शब्द और स्पर्श है ॥२८॥ तेजका गुण शब्द स्पर्श और रूप, जलका गुण शब्द स्पर्श रूप और रस है॥ ॥२९॥ तथा शब्द स्पर्श रूप रस और गन्ध यह पाँच पृथ्वीके गुण हैं इन अपञ्चीकृत भूतोंसे व्यापक सूत्र उत्पन्न होता है वही लिंगदेहनामसे कहागया है ॥ ३०॥ यह सूत्र अर्थात् लिंगदेह सर्वप्राणात्मक और यही परमात्माका सूक्ष्म देह है पूर्वमे जो कहागया है जिसमे जगत्का बीज प्रतिष्ठित और जिससे लिंगदेहकी उत्पत्ति है वही परमात्माका कारण देह है पूर्व्वोक्त रूपसे अपञ्चीकृत पञ्चमहाभूत उत्पन्न होनेपर ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ फिर उनसे पञ्चीकरण द्वारा जिसप्रकार पञ्चीकृत भूतकी

उत्पत्ति होती है इस समय उसकाही नियम कहती हूं हे गिरिराज ! पूर्वोक्त पञ्चमहाभूतोंके प्रत्येकको दो भागोंमें विभक्त करके ॥ ३३ ॥ और उनके एकएक भागको पुनर्वार चारभागमें विभक्त करके फिर एकएक सबमेंसे ले प्रत्येकमें मिलावे ॥ इस प्रकार यह अष्टमांश पंचीकरण लानेसे वह पंचपंच अंशयुक्त हो एक एक स्थूल महाभूत होता है ॥ ३४ ॥ इस पंचीकृत भूतपंचकका कार्य, विराड्देह है वह परमेश्वरका स्थूलदेह कहा गया है. इन पंचभूतस्थित प्रत्येकके सत्वांशसे श्रोत्र (कान) त्वगादि (त्वचाआदि) पंच ज्ञानेन्द्रियोंकी उत्पत्ति होती है॥ ३५ ॥ उक्त सम्पूर्ण ज्ञानेंद्रियोके प्रत्येकका सत्वांश मिलित होकर एक अन्तःकरण होता है यह अन्तःकरण वृत्तिभेदसे चारप्रकार है॥ ३६ ॥ जब उसका संकल्प और विकल्पात्मक कार्य होता है तब उसको मन जब संशयविहीनरूपसे निश्चित ज्ञानरूप कार्य होता है तब उस को बुद्धि ॥ ३७ ॥ जब अनुसंधानरूप वृत्ति होती है तब चित्त जब अहंकृतिस्वरूप आत्मवृत्तिसमन्वित होता है तब उसको अहंकार कहते हैं ॥ ३८ ॥ उन

एकैकंभागमेकस्यचतुर्धाविभजेद्गिरे ॥ स्वस्वेतरद्वितीयांशेयोजनात्पंचपंचते ॥ ३४ ॥ तत्कार्यंचविराड्देहः स्थूलदेहोऽयमात्मनः ॥ पंच भूतस्थसत्त्वांशैःश्रोत्रादीनांसमुद्भवः ॥ ३५ ॥ ज्ञानेंद्रियाणांराजेंद्रप्रत्येकंमिलितैस्तुतैः ॥ अंतःकरणमेकंस्याद्वृत्तिभेदाच्चतुर्विधम् ॥ यदातुसंकल्पविकल्पकृत्यंतदाभवेत्तन्मनइत्यभिख्यम् ॥ स्याद्बुद्धिसंज्ञंचयदाप्रवेत्तिसुनिश्चितंसंशयहीनरूपम् ॥ ३७ ॥ अनुसंधानरूपंतच्चि त्तंचपरिकीर्तितम् ॥ अहंकृत्यात्मवृत्त्यातुतदहंकारतांगतम् ॥ ३८ ॥ तेषांरजोंशैर्जातानिक्रमात्कर्मेन्द्रियाणिच ॥ प्रत्येकंमिलितैस्तैस्तुप्राणो भवतिपंचधा ॥ ३९ ॥ हृदिप्राणोगुदेपानोनाभिस्थस्तुसमानकः ॥ कंठदेशेप्युदानःस्याद्व्यानःसर्वशरीरगः ॥ ४० ॥ ज्ञानेंद्रियाणिपंचैवपंच कर्मेंद्रियाणिच ॥ प्राणादिपञ्चकंचैवधियाचसहितंमनः ॥ ४१ ॥ एतत्सूक्ष्मशरीरंस्यात्तमलिंगंयदुच्यते ॥ तत्रयाप्रकृतिःप्रोक्तासाराजन्द्वि विधास्मृता ॥ ४२ ॥ सत्त्वात्मिकातुमायास्यादविद्यागुणमिश्रिता ॥ स्वाश्रयंयातुसंरक्षेत्सामायेतिनिगद्यते ॥ ४३ ॥

पंचभूतके प्रत्येक रजअंशसे वाक् पाणी पाद पायु(गुदा)और उपस्थनामक पंच कर्मेन्दियोंकी उत्पत्ति होती है उनमें प्रत्येकके सम्पूर्ण रजअंशमिलितहोकरप्राणअपान समान उदान और व्यान यह पंच प्राणवायु उत्पन्न होती हैं॥ ३९ ॥ उनमें प्राणवायु हृदयमें, अपानवायु गुह्यमें, समानवायु नाभिस्थलमें, उदानवायु कण्ठमें और व्यान वायु समस्त शरीरमें व्याप्त होकर स्थिति करती है ॥ ४० ॥ पंच ज्ञानेन्द्रिय पंच कर्मेन्द्रिय पंच वायु और बुद्धि तथा मन यह सत्रह पदार्थ मिलित होकर ॥ ४१ ॥ मेरे सूक्ष्म शरीर अथवा लिंगदेहकी उत्पत्ति होती है, उसमें जो प्रकृति स्थिति करती है वह दो भागमें विभक्त है ॥ ४२ ॥ एक शुद्ध सत्वात्मिक माया और दूसरी गुणमिश्रित मलिनसत्वप्रधान अविद्या कही जाती हैं. जो स्वाश्रयको आवृत न करके रक्षा करती है वही माया शब्दसे उक्त हुई है ॥ ४३ ॥

इस स्वाश्रयकी अव्यामोहकारिणी शुद्ध सत्व प्रधान मायामे परमात्माका जो प्रतिबिम्ब पड़ता है वही ईश्वरनामसे कहागया है-शुद्धसत्वप्रधान माया तदाधार ब्रह्मको आवरण न करनेके कारण यह स्वाश्रयज्ञानवान् अर्थात् व्यापक ब्रह्मको जानती है और सर्वव्यापित्व हेतु तथा सर्वत्र इसके ज्ञानावरणके अभावहेतु इसको सर्वज्ञ कहा जाता है और अचिन्त्य मायाशक्तिविशिष्ट होनेके कारण सर्वकर्ता और सम्पूर्ण जगत्का अनुग्रह करनेवाला कहा जाता है ॥ ४४॥ और मलिनसत्वप्रधान अवियामे परमात्माका जो प्रतिबिम्ब पडता है वह जीवनामसे अभिहित हुआ है॥४५॥ मलिनसत्वप्रधान अविद्या तदाश्रयरूप आनन्द करनेके कारण यह जीव सर्वदुःखका आश्रय होता है उक्त जीव और ईश्वर दोनोकेही अविद्या और विद्याद्वारा तीन देह होते है॥ ४६॥इन तीनों देहके अभिमानहेतु तीन नाम हैं जीव कारणदेहाभिमानी होनेसे उसको प्राज्ञ सूक्ष्मदेहाभिमानी होनेसे तैजस॥४७॥और स्थूलदेहाभिमानी होनेसे विश्व कहा जाता है और ईश्वरभी कारणदेहाभिमानी होनेसे 'ईश'

तस्यांयत्प्रतिबिंबंस्याद्विबभूतस्यचेशितुः ॥ सईश्वरःसमाख्यातःस्वाश्रयज्ञानवान्परः ॥ ४४ ॥ सर्वज्ञःसर्वकर्ताचसर्वानुग्रहकारकः ॥ अविद्यायांतुयत्किंचित्प्रतिबिंबंनगाधिप ॥४५॥ तदेवजीवसंज्ञंस्यात्सर्वदुःखाश्रयंपुनः ॥ द्वयोरपीहसंप्रोक्तंदेहत्रयमविद्यया ॥४६॥ देहत्रयाभिमानाच्चाप्यभून्नामत्रयंपुनः॥प्राज्ञस्तुकारणात्मास्यात्सूक्ष्मदेहीतुतैजसः ॥४७॥स्थूलदेहीतुविश्वाख्यस्त्रिविधःपरिकीर्तितः॥ एवमीशोपिसंप्रोक्तईशसूत्रविराट्पदैः ॥ ४८ ॥ प्रथमोव्यष्टिरूपस्तुसमष्ट्यात्मापरःस्मृतः ॥ सहिसर्वेश्वरःसाक्षाज्जीवानुग्रहकाम्यया ॥ ४९ ॥ करोतिविविधंविश्वंनानाभोगाश्रयंपुनः ॥ मच्छक्तिप्रेरितोनित्यंमयिराजन्प्रकल्पितः ॥ ५० ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कन्धेदेवीगीतायांद्वात्रिंशोध्यायः ॥ ३२ ॥ देव्युवाच ॥ मन्मायाशक्तिसंक्लृप्तंजगत्सर्वंचराचरम् ॥ सापिमत्तःपृथङ्मायानास्त्येवपरमार्थतः ॥ १ ॥

सूक्ष्मदेहाभिमानी होनेसे 'सूत्र' और स्थूलदेहाभिमानी होनेसे 'विराट्' नामसे अभिहित होता है॥४८॥प्रथम जीव व्यष्टि देहत्रयाभिमानी और ईश्वर समष्टिदेहत्रयाभिमानी होता है, यह सर्वेश्वर निरन्तर आनन्दानुभवहेतु तृप्त होनेपरभी जीवके प्रति मोक्षलाभरूप अनुग्रह करनेकी इच्छासे ॥ ४९ ॥ विविध भोगका आश्रयस्वरूप विश्वकी सृष्टि करता है. हे राजन् ! वह ईश्वरभी ब्रह्मरूपिणी मेरी माया शक्तिसे प्रेरित होकरही सम्पूर्ण विश्वकी सृष्टि करता है. क्योंकि मैं ब्रह्मरूपिणी हूं वह मुझमेंही रज्जुकल्पित सर्पके समान कल्पित होरहाहै अतएव उनकोभी मेरी शक्तिके अधीन जानना चाहिये॥ ५०॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां द्वात्रिंशोऽध्यायः॥ ३२॥देवीने कहा हे गिरिराज!चराचरयुक्त यह सम्पूर्ण जगत् मेरीही मायाशक्तिद्वारा रचित होता है वह माया मुझमेही कल्पित होती है किन्तु वास्तवमें

वह माया मुझसे पृथक् नहीं है अतएव एकमात्र मैंही चिद्वस्तु हूं मेरे अतिरिक्त चिद्वस्तु अन्य कुछ नहीं है ॥१॥ व्यवहारदृष्टिसे वह माया विद्यादि स्वतन्त्र नामसे विख्यात होती है किन्तु तत्व अथवा ब्रह्मदृष्टिसे मायाकी विद्यमानता नहीं है केवल एकमात्र ब्रह्महो विद्यमान रहता है ॥२॥ मैंही वह चिद्ब्रह्मरूपिणी अविद्या कर्म और अनेकप्रकार संस्कारयुक्त कूटस्थ ब्रह्मरूपसे सम्पूर्ण जगत्की सृष्टि करके उसके भीतर चिदाभासरूपसे प्राणवायु आगे करके प्रवेश करती हूं ॥३॥ हे गिरिवर ! इसप्रकार मेरे प्राणस्वीकारपूर्वक प्रवेश न करनेपर लोकान्तरगमन जन्म और मरणादि व्यवहार किसप्रकार सिद्ध होसक्ते है? जिसप्रकार एकमात्र व्यापक महाकाश उपाधि भेदसे घटाकाश और मठाकाश इत्यादि भिन्न भिन्न नामसे विख्यात होतेहै. इसीप्रकार मैं अनेक स्थलमे प्राणस्वीकार करके अविद्या और अन्तःकरणके प्रभेदसे हेतु भिन्न भिन्न होती हूं अतएव उससेही अनेकप्रकार भिन्नभिन्न जीवोंकी उत्पत्ति होती है ॥४॥ जिसप्रकार सूर्य स्वीय किरणसंयोगसे पृथ्वीकी सम्पूर्ण वस्तु प्रदीपित करके

व्यवहारदृशासेयंविद्यामायेतिविश्रुता ॥ तत्त्वदृष्ट्यातुनास्त्येवतत्त्वमेवास्तिकेवलम् ॥ २ ॥ साऽहंसर्वजगत्सृष्ट्वातदंतःप्रविशाम्यहम्॥ माया कर्मादिसहितागिरेप्राणपुरःसरा ॥ ३ ॥ लोकांतरगतिर्नोचेत्कथंस्यादितिहेतुना ॥ यथायथाभवंत्येवमायाभेदास्तथातथा ॥ ४ ॥ उपाधिभे दाद्भिन्नाऽहंघटाकाशादयोयथा ॥ उच्चनीचादिवस्तूनिभासयन्भास्करःसदा ॥ ५ ॥ नदुष्यतितथैवाऽहंदोषैर्लिप्ताकदापिन ॥ मयिबुद्ध्यादि कर्तृत्वमध्यस्यैवापरेजनाः ॥ ६ ॥ वदंतिचाऽऽत्माकर्मेतिविमूढानसुबुद्धयः ॥ अज्ञानभेदतस्तद्वन्मायायाभेदतस्तथा ॥ ७ ॥ जीवेश्वरविभाग श्चकल्पितोमाययैवतु ॥ घटाकाशमहाकाशविभागःकल्पितोयथा ॥ ८ ॥ तथैवकल्पितोभेदोजीवात्मपरमात्मनोः ॥ यथाजीवबहुत्वंचमाय यैवनचस्वतः ॥ ९ ॥ तथेश्वरबहुत्वंचमाययानस्वभावतः ॥ देहेंद्रियादिसंघातवासनाभेदभेदिता ॥ १० ॥

भी दूषित नहीं होता इसीप्रकार मै भी उत्कृष्ट और निकृष्ट सम्पूर्ण वस्तुके अन्तःप्रवेशहेतु दोषलिप्त नहीं होती॥५॥ मूढबुद्धि अज्ञानद्वारा बुद्ध्यादिनिष्ठ कर्तृत्व आत्म रूपिणी मुझमें आरोपित करके आत्माकोही कर्ता कहते है किन्तु बुद्धिमान पंडितगण उसको स्वीकार नहीं करते फलतः मै जीवके भीतर कर्त्रीरूपसे न रहकर साक्षीरू पसे स्थिति करती हूं॥६॥ हे अचलेन्द्र । अविद्या और विद्याके भेदहेतु जीवबहुत्व और ईश्वरबहुत्व प्रतिपादित होता है. फलतः मायाद्वारा ही मनुष्य पशु इत्यादि जीवभेद और ब्रह्मा, विष्णु इत्यादिमे ईश्वरभेद होता है ॥७॥ जिसप्रकार महाकाश घटावच्छिन्न होनेपर महाकाश और घटाकाश ऐसा विभाग कल्पित होता है इसीप्रकार व्यापक परमात्मा जीवावच्छिन्न होकर परमात्मा और जीवात्माका इसप्रकार भेद कल्पित होता है॥८॥ जिसप्रकार जीवका बहुत्व मायाद्वारा कल्पित होता है स्वभावसे नहीं होता इसीप्रकार ईश्वरबहुत्वभी स्वभावसे नहीं होता मायाद्वाराही कल्पित होता है॥९॥ हे धरणीधर! देह इन्द्रिय और मन इत्यादिके भेदसे

अविद्याही जीवके भेदका हेतु है अन्य कुछ नही है ॥ १० ॥ और जो तीनो गुणकी वासनाभेदसे अर्थात् सात्विक राजसिक और तामसिक वासनाभेदसे मायाकी भी भिन्नता उत्पन्न होती है ॥ ११ ॥ वह विभिन्नमायाही ब्रह्मा विष्णु इत्यादि ईश्वरके भेदका कारण है नहीं तो और कुछ नहीं है- हे धराधरेन्द्र ! यह सम्पूर्ण जगत् ओतप्रोतभावसे मुझमेही स्थित रहता है ॥ १२ ॥ अतएव मैंही कारणदेहाभिमानी ईश्वर लिंगदेहाभिमानी सूत्रात्मा हिरण्यगर्भ और स्थूलदेहाभिमानी विराट् हूं मैं ही ब्रह्मा विष्णु महेश्वर और मैही ब्राह्मी वैष्णवी और रौद्री शक्ति हूं ॥ १३ ॥ मैही सूर्य मैंही चन्द्रमा मैंही तारका और मैही पशु पक्षी चाण्डाल और तस्कर हूं ॥ १४ ॥ मैंही क्रूरकर्मा व्याध और सत्कर्मा महाजन तथा मैही स्त्री पुरुष और नपुंसक हूं इसमें सन्देह नहीं ॥ १५ ॥ हे गिरिवर ! जिस किसी स्थानमे जो कोई वस्तु दिखाई देती अथवा सुनाई देती है मैं उस सम्पूर्ण वस्तुके भीतर और बाहर व्याप्त होकर सर्वदा स्थित रहती हूं ॥ १६ ॥ मेरेविना

अविद्याजीवभेदस्यहेतुर्नान्यःप्रकीर्तितः॥गुणानांवासनाभेदभेदितायाधराधर॥११॥ मायासापरभेदस्यहेतुर्नान्यःकदाचन ॥ मयिसर्वमिदंप्रोतमोतंचधरणीधर॥१२॥ईश्वरोऽहंचसूत्रात्माविराडात्माऽहमस्मिच ॥ ब्रह्माऽहंविष्णुरुद्रौचगौरीब्राह्मीचवैष्णवी ॥ १३ ॥ सूर्योऽहंतारकाश्चाऽहंतारकेशस्तथाऽस्म्यहम्॥ पशुपक्षिस्वरूपाऽहंचांडालोऽहंचतस्करः ॥ १४ ॥ व्याधोऽहंक्रूरकर्माऽहंसत्कर्माऽहंमहाजनः ॥ स्त्रीपुन्नपुंसकाकारोऽप्यहमेवनसंशयः ॥ १५ ॥ यच्चकिंचित्क्वचिद्वस्तुदृश्यतेश्रूयतेऽपिवा ॥ अंतर्बहिश्चतत्सर्वंव्याप्याऽहंसर्वदास्थिता ॥ १६ ॥ नतदस्तिमयात्यक्तंवस्तुकिंचिच्चराचरम् ॥ यद्यस्तिचेत्तच्छून्यंस्याद्वंध्यापुत्रोपमंहितत् ॥ १७ ॥ रज्जुर्यथासर्पमालभेदैरेकाविभातिहि ॥ तथैवेशादिरूपेणभाम्यहंनात्रसंशयः ॥ १८ ॥ अधिष्ठानातिरेकेणकल्पितंतन्नभासते ॥ तस्मान्मत्सत्तयैवैतत्सत्तावन्नान्यथाभवेत् ॥ १९ ॥ हिमालयउवाच ॥ यथावदसिदेवेशिसमष्ट्यात्मवपुस्त्वदम् ॥ तथैवद्रष्टुमिच्छामियदिदेविकृपामयि ॥ २० ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वा सर्वेदेवाःसविष्णवः ॥ ननंदुर्मुदितात्मानःपूजयंतश्चतद्वचः ॥ २१ ॥

चराचरकी कोई वस्तु विद्यमान नहीं है यदि कुछ है तो वह वन्ध्याके पुत्रकी समान निरर्थक है॥ १७॥जिसप्रकार एकमात्र रज्जु सर्प और मालादिरूपसे प्रति भात होती है इसप्रकार एकमात्र मैही ब्रह्मरूपिणी मैही ईश्वरादि रूपसे प्रतिभात होती हूं इसमे सन्देह नहीं है ॥१८॥ क्योंकि यह कल्पित जगत् अधिष्ठानसत्ताके अतिरिक्त हेतु प्रतिभात नहीं होता यह मेरी सत्ताद्वाराही सत्तावान् होता है नहीं तो अन्य किसीप्रकार सम्भव नहीं होसक्ता॥ १९॥हिमालयने कहा हे देवि!यदि मेरे प्रति आपकी कृपा हो तो आपकी समष्ट्यात्मक अर्थात् सर्वसमष्टि रूप सर्वाभिमानी विराड्मूर्ति देखनेकी इच्छा करता हूं आप अनुग्रहकरके वह मुझको दिखाइये॥२०॥ व्यासजीने कहा हे महाराज!गिरिवरके यह वचन सुनकर विष्णु इत्यादि सम्पूर्ण,देवताओंने प्रसन्नचित्त,हो अत्यन्त मानसहित उनके उस वचनका अनुमोदन किया २१

अनन्तर भक्तोंकी वाञ्छा पूर्ण करनेवाली भक्तोकी कामधेनु और कल्याणरूपिणी देवी भुवनेश्वरीने अपना रूप देखनेमें देवताओंको उत्सुक जानकर अपना विराट्रूप दिखाया ॥ २२ ॥ वह महादेवीके उस विराट्रूपको देखनेलगे. सम्पूर्ण ऊर्ध्वस्थित सत्यलोक उस विराटरूपिणीका मस्तक चन्द्रमा और सूर्य उसकी दोनों आँखे ॥ २३ ॥ सम्पूर्ण दिशा श्रोत्र ( कान ) सम्पूर्ण वेद वाक्य, वायु उसका प्राण, विश्व उसका हृदय, पृथ्वी जघनस्थल ॥ २४ ॥ नभस्थल अर्थात् भुवर्लोक नाभिसरोवर ज्योतिर्मण्डल ऊरुस्थल महर्लोक ग्रीवा जनलोक मुखमण्डल ॥ २५ ॥ सत्यलोकके अधःस्थित तपोलोक उसका ललाटफलक इन्द्रादि देवतायुक्त स्वर्गलोक उसकी बाहु, शब्द उस महेश्वरीका श्रवणेन्द्रिय ॥ २६ ॥ दोनों अश्विनीकुमार उसके नासापुट, गन्ध घ्राणेन्द्रिय मुखके भीतर अग्नि,

अथदेवमतंज्ञात्वाभक्तकामदुघाशिवा ॥ अदर्शयन्निजंरूपंभक्तकामप्रपूरिणी ॥ २२ ॥ अपश्यंस्तेमहादेव्याविराड्रूपंपरात्परम् ॥ द्यौर्मस्तकं भवेद्यस्यचंद्रसूर्यौचचक्षुषी ॥ २३ ॥ दिशःश्रोत्रेवचोवेदाःप्राणोवायुःप्रकीर्तितः ॥ विश्वंहृदयमित्याहुःपृथिवीजघनंस्मृतम् ॥ २४ ॥ नभस्तलंनाभिसरोज्योतिश्चक्रमुरःस्थलम् ॥ महर्लोकस्तुग्रीवास्याज्जनोलोकोमुखंस्मृतम् ॥२५॥ तपोलोकोरराटिस्तुसत्यलोकादधःस्थितः ॥ इंद्रादयोबाहवःस्युःशब्दःश्रोत्रंमहेशितुः ॥ २६ ॥ नासत्यदस्रौनासेस्तोगंधोघ्राणंस्मृतोबुधैः ॥ मुखमग्निःसमाख्यातोदिवारात्रीचपक्ष्मणी ॥ २७ ॥ ब्रह्मस्थानंभ्रूविजृंभोऽप्यापस्तालुःप्रकीर्तिताः ॥ रसोजिह्वासमाख्यातायमोदंष्ट्राःप्रकीर्तिताः ॥ २८ ॥ दंताःस्नेहकलायस्यहासोमायाप्रकीर्तिता ॥ सर्गस्त्वपांगमोक्षःस्याद्व्रीडोर्ध्वोष्ठोमहेशितुः ॥ २९ ॥ लोभःस्यादधरोष्ठोऽस्याधर्ममार्गस्तुपृष्ठभूः ॥ प्रजापतिश्चमेढ्रंस्याद्यःस्रष्टाजगतीतले ॥ ३० ॥ कुक्षिःसमुद्रागिरयोऽस्थीनिदेव्यामहेशितुः ॥ नद्योनाडचःसमाख्यातावृक्षाःकेशाःप्रकीर्तिताः ॥ ३१ ॥ कौमारयौवनजरावयोऽस्यगतिरुत्तमा ॥ बलाहकास्तुकेशाःस्युःसंध्येतेवाससीविभोः ॥ ३२ ॥

दिन और रात उसके दोनों पक्षरूपसे प्रकाश पाते थे ॥ २७ ॥ और उनकी दोनों भौंहे चतुर्मुख ब्रह्माजीका स्थान, जल उसका तालु, रस उसकी जिह्वा, यमराज उनकी डाढें ॥ २८ ॥ स्नेह विलास दांत, माया उसका हास्य, ब्रह्माण्डसृष्टि उसका कटाक्ष, व्रीडा ऊर्द्ध ओष्ठ ॥ २९ ॥ लोभ अधर और अधर्म उसका पृष्ठभाग, जो जगतीतलमें सृष्टिकर्ता प्रजापति है वह उसका मेढ्र ॥ ३० ॥ सम्पूर्ण समुद्र कुक्षि समस्त पर्वत उस महेश्वरीके अस्थिस्वरूप, समस्त नदियें नाडी और सम्पूर्ण वृक्ष उसके केशरूपसे प्रकाश पाते थे ॥ ३१ ॥ हे राजेन्द्र ! कौमार यौवन और

जरा उसकी उत्तम गति मेघसमूह उसका केशजाल दोनो सन्ध्या उन परम प्रभुकी दोनो वस्त्ररूप॥ ३२॥चन्द्रमा उस जगदम्बिकाका मन हरि उसकी विज्ञानशक्ति और रुद्र उसके अन्तःकरण ॥ ३३॥ अश्वादि सम्पूर्ण जीव उसको नितम्ब देश और अतलादि सम्पूर्ण महलोंक उसके कटिदेशसे चरणकमलोंतक स्थिति करते थे ॥ ३४॥देवतागण आश्चर्ययुक्त नेत्रोंसे जगदम्बिकाकी इसप्रकार मूर्ति देखने लगे उनकी उस मूर्तिसे सहस्र सहस्र ज्वाला माला निकलने लगीं, जिह्वाद्वारा सम्पूर्ण जगत्का आस्वादन करने लगी ॥ ३५ ॥ दोनों दशनपंक्तियोंमें कटकटा शब्द होनेलगा सम्पूर्ण अक्षियोंसे अग्नि उद्गार आरम्भ हुआ, हाथमें अनेक प्रकारके आयुध, ब्राह्मण और क्षत्रिय उस घोर दर्शन वीरपुरुषके ओदनस्वरूप॥ ३६॥उनकी उस मूर्तिमें अनेक मस्तक अनेक नेत्र और अनेक चरणथे जिनकी सीमा नहीं उस मूर्तिके देखनेसे बोध होता था कि, एकबारही करोड सूय उदय हुए है मानों अनेकविद्युन्माला एकत्र प्रकाशित होरही है ॥ ३७॥ महादेवीके वह महाभयंकर

राजञ्छ्रीजगदंबायाश्चंद्रमास्तुमनःस्मृतः ॥ विज्ञानंशक्तिस्तुहरीरुद्रोंतःकरणंस्मृतम् ॥ ३३ ॥ अश्वाद्हिजातयःसर्वाःश्रोणिदेशेस्थिताविभोः ॥ अतलादिमहालोकाःकट्यधोभागतांगताः॥ ३४ ॥ एतादृशंमहारूपंददृशुःसुरपुंगवाः ॥ ज्वालामालासहस्राढ्यंलेलिहानंचजिह्वया ॥ ३५ ॥ दंष्ट्राकटकटारावंवमंतंवह्निमक्षिभिः ॥ नानायुधधरंवीरंब्रह्मक्षत्रौदनंचयत् ॥ ३६ ॥ सहस्रशीर्षनयनंसहस्रचरणंतथा ॥ कोटिसूर्यप्रतीकाशंविद्युत्कोटिसमप्रभम् ॥ ३७ ॥ भयंकरंमहाघोरंहृदक्ष्णोस्त्रासकारकम् ॥ ददृशुस्तेसुराःसर्वेहाहाकारंचचक्रिरे ॥ ३८ ॥ विकंपमानहृदयामूर्च्छामापुर्दुरत्ययाम्॥स्मरणंचगतंतेषांजगदंबेयमित्यपि ॥३९॥ अथतेयेस्थितावेदाश्चतुर्दिक्षुमहाविभोः ॥ बोधयामासुरत्युग्रंमूर्छातोमूर्च्छितान्सुरान्॥४०॥ अथतेधैर्यमालंब्यलब्ध्वाचश्रुतिमुत्तमाम् ॥ प्रेमाश्रुपूर्णनयनारुद्धकंठास्तुनिर्जराः ॥ ४१ ॥ बाष्पगद्गदयावाचास्तोतुंसमुपचक्रिरे ॥ देवाऊचुः ॥ अपराधंक्षमस्वांबपाहिदीनांस्त्वदुद्भवान् ॥ ४२ ॥

नेत्रभी मनको त्रास उत्पन्न करते थे इसप्रकार महाघोर विराट्मूर्ति देख सम्पूर्ण देवतालोग भीत होकर हाहाकार करनेलगे ॥ ३८ ॥ और उनका हृदय कांपनेलगा वह अत्यन्त मूर्च्छासे आक्रान्त होगये " यही हमारी पालना करनेवाली जगदम्बिका है " यह ज्ञान एकबारही दूर होगया ॥ ३९ ॥ उससमय उन भुवनेश्वरीके चारोंओर जो सम्पूर्ण वेद स्थिति करते थे उन्होने मूर्च्छासे उठायकर देवताओंको समझाया ॥ ४० ॥ अनन्तर वह निर्जरगण वह अत्युत्तम स्तुति प्राप्तकर धैर्य्यअवलम्बनपूर्वक अन्तर्जनित बाष्पसे रुद्धकण्ठ हो ॥ ४१ ॥ प्रेमविगलित अश्रुपूर्ण नेत्रोंसे गद्गदवचनद्वारा जगदम्बिकाका स्तव करनेलगे देवताओंने कहा हे मातः ! हम अत्यन्त दीन और आपसेही हम उत्पन्न हुए है आप हमारा अपराध क्षमा कीजिये ॥ ४२ ॥

और हमारे प्रति कोप त्याग कीजिये, हम आपके इस रूपको देखनेसे अत्यन्त भीत हुएहै हे देवि! पामर अमरगण आपकी क्या स्तुति करैं ? ॥ ४३ ॥ आप स्वयं जब कि, अपने पराक्रमकी सीमा करनेमें असमर्थ है तब हम आपके पीछे जन्म ग्रहण करके किसप्रकार उसको जानसक्के है ॥ ४४ ॥ हे प्रणवात्मिके भुवनेश्वरि ! हम आपको नमस्कार करतेहै. हे देवि ! सम्पूर्ण वेदान्तशास्त्रमें आपको प्रतिपादित किया है हम आपकी उसी ह्रींकारमूर्तिको नमस्कार करते है ॥ ४५ ॥ जिनसे अग्नि सूर्य चन्द्रमा और जिनसे सम्पूर्ण औषधियें उत्पन्न हुई है उन्हीं सर्वात्मरूपिणीको नमस्कार है ॥ ४६ ॥ जिनसे सम्पूर्ण देवतागण साध्य गण पशुगण पक्षिगण और मनुष्यगण उत्पन्न हुए है हम उन्हीं सर्वात्मरूपिणी देवीके विराटरूपको नमस्कार करते हैं॥ ४७ ॥जिनसे प्राण अपान व्रीहि यव तपस्या

कोपंसंहरदेवेशिसभयारूपदर्शनात्॥कातेस्तुतिःप्रकर्तव्यापामरैर्निर्जरैरिह ॥४३॥ स्वस्याप्यज्ञेयएवाऽसौयावान्यश्चस्वविक्रमः ॥ तदर्वाग्जायमानानांकथंसविषयोभवेत्॥४४॥नमस्तेभुवनेशानिनमस्तेप्रणवात्मिके।सर्ववेदान्तसंसिद्धेनमोह्रींकारमूर्तये ॥४५॥ यस्मादग्निःसमुत्पन्नोयस्मात्सूर्यश्चचंद्रमाः॥यस्मादोषधयःसर्वास्तस्मैसर्वात्मनेनमः ॥ ४६ ॥ यस्माच्चदेवाःसंभूताःसाध्याःपक्षिणएवच॥पशवश्चमनुष्याश्चतस्मैसर्वात्मनेनमः ॥४७ ॥ प्राणापानौव्रीहियवौतपःश्रद्धाऋतंतथा ॥ ब्रह्मचर्यंविधिश्चैवयस्मात्तस्मैनमोनमः ॥ ४८ ॥ सप्तप्राणार्चिषोयस्मात्समिधःसप्तएवच ॥ होमाःसप्ततथालोकास्तस्मैसर्वात्मनेनमः ॥ ४९ ॥ यस्मात्समुद्रागिरयःसिंधवःप्रचरंतिच॥ यस्मादोषधयःसर्वारसास्तस्मैनमोनमः ॥ ५०॥ यस्माद्यज्ञःसमुद्भूतोदीक्षायूपश्चदक्षिणाः ॥ ऋचोयजूंषिसामानितस्मैसर्वात्मनेनमः ॥ ५१ ॥ नमःपुरुस्तात्पृष्ठेचनमस्तेपार्श्वयोर्द्वयोः ॥ अधऊर्ध्वंचतुर्दिक्षुमातर्भूयोनमोनमः ॥ ५२ ॥

श्रद्धा सत्य ब्रह्मचर्य और सम्पूर्ण हितकर्तव्यतारूप विधि उत्पन्न हुई है हम उन्हीं सर्वात्मिका महामायाकी महामूर्तिको नमस्कार करतेहै॥ ४८॥जिनसे सप्त प्राण सप्त दीप्ति सप्त समाधि सप्त होम और सप्त लोक उत्पन्न हुएहैं हम उन्हीं सर्वस्वरूपिणीको नमस्कार करते हैं॥ ४९॥जिनसे सम्पूर्ण समुद्र सम्पूर्ण पर्वत समस्त नदी सम्पूर्ण औषधि और समस्त रस उत्पन्न हुए है हम उन्हीं भुवनेश्वरीकी विराट्मूर्तिको नमस्कार करते है ॥५०॥ जिनसे यज्ञ यूप और दक्षिणा एवं ऋक् यजु और सामवेद उत्पन्न हुए है हम महामायाके उस अखिल विश्वात्मक विराटरूपको नमस्कार करतेहै॥ ५१॥हे मातः महामाये!आपके पुरोभागमेंनमस्कार आपके पृष्ठभागमे नमस्कार आपके दोनो पार्श्वमे

नमस्कार आपके ऊर्ध्वभागमें नमस्कार आपके अधोभागमें नमस्कार और आपके चारो ओर वारंवार नमस्कार करते हैं॥५२॥हे देवि ! आप अपने इस अलौकिक रूपको दूर करके अपना परमसुन्दर मनोहररूप हमको दिखाइये ॥५३॥व्यासजीने कहा हे राजन् ! करुणाकी अर्णवरूपिणी जगदम्बिकाने सुरगणोंको भीत देख अपना घोर विराट्रूप दूर करके परमसुन्दर भुवनमोहन पूर्वरूप दिखाया ॥ ५४॥ उनका सम्पूर्ण शरीर कोमल होगया उन्होने एक हस्तमे पाश और एक हस्तमें अंकुशास्त्र धारण किया अपर दोनों हाथोंमेंसे एक हस्तमें वरदान और अन्य हस्त अभयदान भङ्गिमामें उद्यत उनके नेत्र देखनेसे बोध होता था कि, मानो उनके एकवारही करुणारससे परिपूर्ण मुखकमलमें कुछेक हास्य विराजमान है ॥ ५५ ॥ देवतागण जगदम्बिकाकी इसप्रकार मूर्ति देखकर भयरहित

उपसंहरदेवेशिरूपमेतदलौकिकम्॥ तदेवदर्शयाऽस्माकंरूपंसुंदरसुन्दरम् ॥ ५३ ॥ व्यासउवाच॥इतिभीतान्सुरान्दृष्ट्वाजगदंबाकृपार्णवा ॥ संहृत्यरूपंघोरंतद्दर्शयामाससुंदरम् ॥ ५४ ॥ पाशांकुशवराभीतिधरंसर्वांगकोमलम् ॥ करुणापूर्णनयनंमंदस्मितमुखांबुजम् ॥ ५५॥ दृष्ट्वातत्सुंदरं रूपंतदाभीतिविवर्जिताः॥शांतचित्ताःप्रणेमुस्तेहर्षगद्गदनिःस्वनाः ॥ ५६॥ इतिश्रीदेवी०महापुराणेसप्तमस्कंधेदेवीगीतायांत्रयस्त्रिंशोध्यायः ॥ ॥ ३३॥श्रीदेव्युवाच ॥ क्वयूयंमंदभाग्यावैक्वेदंरूपंमहाद्भुतम् ॥ तथापिभक्तवात्सल्यादीदृशंदर्शितंमया ॥ १ ॥ नवेदाध्ययनैर्योगैर्नदानैस्तपसेज्यया॥रूपंद्रष्टुमिदंशक्यंकेवलंमत्कृपांविना ॥ २ ॥ प्रकृतंशृणुराजेंद्रपरमात्माऽत्रजीवताम् ॥ उपाधियोगात्संप्राप्तःकर्तृत्वादिकमप्युत॥३॥ क्रियाःकरोतिविविधाधर्माधर्मैकहेतवः ॥ नानायोनीस्ततःप्राप्यसुखदुःखैश्चयुज्यते ॥ ४ ॥ पुनस्तत्संस्कृतिवशान्नानाकर्मरतःसदा ॥ नानादेहान्समाप्नोतिसुखदुःखैश्चयुज्यते ॥ ५ ॥

हो शान्त चित्तसे हर्ष और गद्गदशब्दपूर्वक प्रणाम करनेलगे ॥ ५६ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३३ ॥
॥ छ ॥ श्रीदेवी बोली कहां तो तुम मन्दभाग्य और कहां यह मेरा अद्भुत रूप तौभी भक्तिवत्सलतासे तुमको मैंने यह रूप दिखाया है ॥ १ ॥ वेदाध्ययन योग दान तप यज्ञसे यह मेरा रूप नहीं दीखता इसमे केवल मेरी कृपाही कारण है ॥ २ ॥ अव उसी प्रकृत विषयको श्रवणकरो जो परमात्मा उपाधियोगसे जीवताको प्राप्त और कर्तृआदिपदसे व्यवहार किया जाता है ॥ ३ ॥ धर्म अधर्मके कारण अनेक प्रकारकी क्रिया करता है और यह जीव अनेक योनियोंको प्राप्त होकर सुखदुःख भोगता है ॥ ४ ॥ फिर उन्ही संस्कारोंके वशसे अनेक प्रकारके कर्मोंमें रत होता है. अनेक देहोंसे युक्त हो अनेक सुखदुःख पाताहै ॥५॥

घटीयंत्रवदेतस्यनविरामःकदापिहि ॥ अज्ञानमेवमूलंस्यात्ततः कामःक्रियास्ततः ॥ ६ ॥ तस्मादज्ञाननाशाययतेतनियतंनरः ॥ एतद्धिजन्मसाफल्यंयदज्ञानस्यनाशनम् ॥ ७ ॥ पुरुषार्थसमाप्तिश्चजीवन्मुक्तदशापिच ॥ अज्ञाननाशनेशक्ताविद्यैवतुपटीयसी ॥ ८ ॥ नकर्मतज्जन्नोपास्तिर्विरोधाभावतोगिरे ॥ प्रत्युताशाज्ञाननाशेकर्मणानैवभाव्यताम् ॥ ९ ॥ अनर्थदानिकर्माणिपुनःपुनरुशंतिहि ॥ ततोरागस्ततोदोषस्ततोनर्थोमहान्भवेत् ॥ १० ॥ तस्मात्सर्वप्रयत्नेनज्ञानंसंपादयेन्नरः ॥ कुर्वन्नेवेहकर्माणीत्यतःकर्माप्यवश्यकम् ॥ ११ ॥ ज्ञानादेवहिकैवल्यमतःस्यात्तत्समुच्चयः ॥ सहायतांव्रजेत्कर्मज्ञानस्यहितकारिच ॥१२॥ इतिकेचिद्वदंत्यत्रतद्विरोधान्नसंभवेत् ॥ ज्ञानाद्धृद्ग्रंथिभेदःस्याद्धृद्ग्रंथौकर्मसंभवः ॥ १३ ॥ यौगपद्यंनसंभाव्यंविरोधात्तुततस्तयोः ॥ तमःप्रकाशयोर्यद्वद्यौगपद्यंनसंभवि ॥ १४ ॥ तस्मात्सर्वाणिकर्माणिवैदिकानिमहामते ॥ चित्तशुद्ध्यंतमेवस्युस्तानिकुर्यात्प्रयत्नतः ॥ १५ ॥

वडीयन्त्रके समान यह सदा विचरताही रहता है इसको कभी विश्राम नहीं मिलता आजतक अनेक सृष्टि प्रलय हुई पर इसका विराम न हुआ इसका मूल अज्ञान है इस अज्ञानसे इच्छा और उससे क्रिया होती है ॥ ६ ॥ इससे अज्ञान नाशके निमित्त क्रिया करनी चाहिये यही जन्मकी सफलता है ॥ ७ ॥ जो अज्ञाननाश कियाजाय "यो ह्यविदित्वात्मानमस्माल्लोकात्प्रैति स कृपणः" इति श्रुतेः । पुरुषार्थकी समाप्ति जीवन्मुक्तकी दशाकी प्राप्ति और अज्ञाननाशनमें एक विद्याही समर्थ है ॥ ८ ॥ हे पर्वतराज ! अज्ञानसे उत्पन्न कर्म अज्ञानसे उत्पन्न हुए कर्मके नाशमें समर्थ नहीं है. कारण कि इन दोनोंका परस्पर विरोध नहीं है कर्मद्वारा अज्ञानके नाशकी आशा न करनी चाहिये ॥ ९ ॥ कारण कि, यह अनर्थके देनेवाले कर्म वारंवार प्रगट होते हैं फिर राग और फिर द्वेष इससे महाअनर्थ होता है ॥ १० ॥ इसकारण सब प्रयत्नसे मनुष्यको ज्ञान सम्पादन करना चाहिये और "कुर्वन्नेवेह कर्माणि" इस श्रुतिसे कर्मकोभी सदा करना आवश्यक कहा है ॥ ११ ॥ तथा 'ज्ञानादेवहि कैवल्यम्' अर्थात् ज्ञानसेही मुक्ति होतीहै इनका समुच्चय इसप्रकार है कि, ज्ञानके होनेमें कर्म सदा सहायक है १२ ॥ इसप्रकार इसविषयमें कोई कहते हैं इस भांतिसे विरोध सम्भव नहीं होता कारण कि, ज्ञानसे हृदयकी गांठ खुलती है, और हृदयकी ग्रंथिमें कर्म स्थित है जहां ज्ञानके आगे कर्मकी भावना हो वहां ज्ञानकर्मका समुच्चय कहनाचाहिये ॥ १३ ॥ इसकारण उन ज्ञान और कर्मका तम और प्रकाशकी समान एकसाथ विरोध नहीं संभव होसक्ता, इसकारण यदि ज्ञान उत्पन्न न हो तो यावज्जीव कर्मानुष्ठान करतारहै ॥ १४ ॥ हे महामते ! इस कारण जितने

वैदिक कर्म हैं, वह सब चित्तशुद्धिके निमित्त हैं उनको यत्नपूर्वक करना चाहिये, चित्तशुद्धिहोनेसे ज्ञान प्राप्त होकर ज्ञानी होगा॥ १५॥शम--अन्तर इन्द्रियका निग्रह, दम बाह्य इन्द्रियोंका निग्रह तितिक्षा,शीत उष्ण आदिका सहना वैराग्य दोनों लोकके फलमें विराग और अन्तःकरणकी शुद्धि जबतक यह प्राप्त न हो तबतक कर्म करता रहै फिर कर्म करनेकी आवश्यकता नहीं॥ १६॥ज्ञान होनेपर सब कुछ त्याग आत्मवान् गुरुका आश्रय करै वेदपाठी ब्रह्ममें निष्ठावाले वेदवेदांगके ज्ञातासे छल रहित भक्तिपूर्वक॥ १७॥सावधान हो नित्य वेदांत श्रवण करै और 'तत्त्वमसि' इत्यादि वाक्योंका नित्यही अर्थ विचारता रहै॥ १८॥ "तत्त्वमसि" इत्यादिवाक्य जीव और ईशकी एकताबोधक है इनकी एकता जानकर यह निर्भय होकर मेरा रूप होजाता हैं ॥१९ ॥ पहले पदार्थका ज्ञान फिर वाक्यार्थका ज्ञान करै हे पर्वतराज 'तत्' पदका अर्थ षड्गुण ऐश्वर्यसम्पन्न मैं हूं ॥२०॥और 'त्वं' पदका वाच्यार्थ निःसन्देह जीव है, 'असि' पदसे दोनो जीव ईश्वरकी एकता ज्ञात

शमोदमस्तितिक्षाचवैराग्यंसत्त्वसंभवः॥ तावत्पर्यंतमेवस्युःकर्माणिनततःपरम् ॥ १६ ॥ तदंतेचैवसंन्यस्यसंश्रयेद्गुरुमात्मवान् ॥ श्रोत्रियंब्रह्मनिष्ठंचभक्त्यानिर्व्याजयापुनः ॥ १७ ॥ वेदांतश्रवणंकुर्यान्नित्यमेवमतंद्रितः ॥ तत्त्वमस्यादिवाक्यस्यनित्यमर्थंविचारयेत् ॥ १८ ॥ तत्त्वमस्यादिवाक्यंतुजीवब्रह्मैक्यबोधकम् ॥ ऐक्येज्ञातेनिर्भयस्तुमद्रूपोहिप्रजायते ॥ १९ ॥ पदार्थावगतिःपूर्ववाक्यार्थावगतिस्ततः ॥ तत्पदस्यचवाक्यार्थोगिरेऽहंपरिकीर्तितः ॥ २० ॥ त्वंपदस्यचवाच्यार्थोजीवएवनसंशयः ॥ उभयोरैक्यमसिनापदेनप्रोच्यतेबुधैः ॥ २१ ॥ वाच्यार्थयोर्विरुद्धत्वादैक्यंनैवघटेतह ॥ लक्षणाऽतःप्रकर्तव्यातत्त्वमोःश्रुतिसंस्थयोः ॥२२॥ चिन्मात्रंतुतयोर्लक्ष्यंतयोरैक्यस्यसंभवः ॥ तयोरैक्यंतथाज्ञात्वास्वाभेदेनाद्वयोभवेत् ॥ २३ ॥

होती है अर्थात् वही तू है ॥ २१ ॥ यदि कहो कि, अत्यन्त विरुद्ध धर्मवाले जीवेश्वरकी एकता किसप्रकार होसक्ती है तो भागलक्षणासे कहते हैं. आशय यह कि, जब वाच्यार्थ विरुद्ध होनेसे दोनोंकी एकता न घटे तो उसमें लक्षणा करनी चाहिये जीवके असर्वज्ञत्व और परिच्छिन्नत्व आदि निकृष्ट धर्म हैं ईश्वरकी सर्वज्ञता व्यापकता आदि उत्कृष्ट धर्म है तब इनका अभेद कैसे हो इसपर श्रुतिसम्मत 'तत,त्वं' पदकी लक्षणा करनी चाहिये ॥ २२ ॥ किस अर्थमें लक्षणा करनी चाहिये ? तब कहते है कि, चिन्मात्रमें लक्षणा होती है, सर्वज्ञत्वादिविशिष्ट ब्रह्मचैतन्य ईश्वर है असर्वज्ञत्वादिविशिष्ट ब्रह्मचैतन्य जीव है इनमें दोनो धर्म छोडकर चिन्मात्र भागत्यागलक्षणासे ग्रहण करना, इसप्रकार लक्षणासे दोनोकी एकता होगी अपने अभेदसे इनकी एकताका ज्ञान होनेसे

अद्वय होगा यह इसका महाफल है ॥२३॥ वही यह देवदत्त है इस वाक्यसे तत्कालविशिष्ट देवदत्तका इस कालविशिष्ट देवदत्तसे भेद होनेपरभी वैशिष्टयरूप दोनो धर्मके त्यागसे अविरुद्ध व्यक्तिको भागत्यागलक्षणासे ग्रहणकर अभेद किया जाता है इसीकारण लक्षणा ग्रहण की है इस अनुभवसे स्थूलादिभेदरहित हो यह ब्रह्मभावको प्राप्त होता है ॥२४॥ पंचीकृतमहाभूतसेही यह स्थूलदेह प्रगट हुआ है, यह भोगका स्थान जरा व्याधि तथा सब कर्मोंसे युक्त है ॥२५॥ यह मिथ्या भी है परन्तु मायासे सत्यसा दीखता है, हे पर्वतराज!यह मेरे आत्माकी स्थूल उपाधि है॥ २६॥ज्ञानकर्मेन्द्रियसे युक्त प्राणपंचकसे संयुक्त तथा मनबुद्धिसे युक्त देह सूक्ष्म उपाधिहै ॥२७॥ अपंचीकृत भूतोंसे प्रगट यह आत्माका सूक्ष्म देह है,यह अन्तःकरणकी सुखदुःखादि अवबोधक दूसरी उपाधि है॥ २८॥हे नगेश्वर!अनादि अनिर्वाच्य अज्ञानयुक्त यह कारणशरीर तीसरा है ॥ २९ ॥ इन स्थूलसूक्ष्मकारण उपाधियोंके लीन होनेमें केवल आत्मा अवशेष रहता है इन तीनों देहोंमे अन्नमय प्राणमय मनोमय विज्ञानमय आनंदमय यह पांच कोश सदा अन्तर स्थित रहते हैं ॥ ३० ॥ इन पंचकोशके त्यागमे 'ब्रह्म पुच्छप्रतिष्ठा ' ब्रह्ममें प्रतिष्ठा प्राप्त होती है जो नेति२इत्यादि वाक्योंसे मेरा रूप कहा जाता है ॥३१॥ यह ब्रह्मरूप न कभी उत्पन्न होता न मरता, न कभी होनेवाला और न कभी हुआ है यह अज नित्य शाश्वत पुरातन छहो विकारोंसे रहित है शरीरके हन्यमान होनेपरभी मरता नहीं हन्यमान नहीं होता ॥३२॥ जो मारनेवाला मारा ऐसा जान्ता है हत हुआ अपनेको हत मानता है यह दोनोंही इसको नहीं जानते कारण कि, न यह मरता न माराजाता है ॥३३॥यह अणुसे अणु और महान्से महान् आत्मा

देवदत्तःसएवाऽयमितिवल्लक्षणास्मृता ॥ स्थूलादिदेहरहितोब्रह्मसंपद्यतेनरः ॥ २४॥ पंचीकृतमहाभूतसंभूतःस्थूलदेहकः ॥ भोगालयोजराव्याधिसंयुतःसर्वकर्मणाम् ॥ २५ ॥ मिथ्याभूतोऽयमाभातिस्फुटंमायामयत्वतः ॥ सोऽयंस्थूलउपाधिःस्यादात्मनोमेनगेश्वर ॥ २६ ॥ ज्ञानकर्मेंद्रिययुतंप्राणपंचकसंयुतम् ॥ मनोबुद्धियुतंचैतत्सूक्ष्मंतत्कवयोविदुः ॥ २७ ॥ अपंचीकृतभूतोत्थंसूक्ष्मदेहोऽयमात्मनः॥ द्वितीयोऽयमुपाधिःस्यात्सुखादेरवबोधकः ॥ २८ ॥ अनाद्यनिर्वाच्यमिदमज्ञानंतुतृतीयकः ॥ देहोऽयमात्मनोभातिकारणात्मानगेश्वर ॥ २९ ॥ उपाधिविलयेजातेकेवलात्मावशिष्यते ॥ देहत्रयेपंचकोशाअंतःस्थाःसंतिसर्वदा ॥ ३० ॥ पंचकोशपरित्यागेब्रह्मपुच्छंहिलभ्यते ॥ नेतिनेतीत्यादिवाक्यैर्ममरूपंयदुच्यते ॥ ३१ ॥ नजायतेम्रियतेतत्कदाचिन्नाऽयंभूत्वानबभूवकश्चित्॥अजोनित्यःशाश्वतोऽयंपुराणोनहन्यतेहन्यमानेशरीरे ॥३२॥ हतंचेन्मन्यतेहंतुंहतश्चेन्मन्यतेहतम् ॥ उभौतौनविजानीतोनाऽयंहंतिनहन्यते ॥३३॥ अणोरणीयान्महतोमहीयानात्मास्यजंतोर्निहितोगुहायाम् ॥ तमक्रतुःपश्यतिवीतशोकोधातुःप्रसादान्महिमानमस्य ॥ ३४ ॥

होकरभी इस प्राणियोंके हृदयरूपी गुहा वा बुद्धिमे स्थित है इस आत्माकी महिमाको चित्तकी निर्मलता संकल्पविकल्परहित होनेसे जानता है तब वीतशोक होता है ॥ ३४ ॥ आत्मा रथी, शरीर रथ, बुद्धि सारथि, मन लगाम ॥ ३५ ॥ इन्द्रिय घोडे है यही विषयरूपी मार्गमें निरन्तर गमन करते हैं, आत्मा चिदाभास, इन्द्रिय मन यह तीन कूटस्थ मिलित होकर भोक्ता कहा जाता है ॥ ३६ ॥ जो पुरुष अविद्वान् अर्थात् अविवेकी होता है अस्वाधीन अशुचि होता है वह तत्पदको प्राप्त न होकर संसारमें पडता है ॥ ३७ ॥ और जो विज्ञानवान् स्वाधीन मन सदा पवित्र होता है वह उस पदको प्राप्त होता है जहांसे फिर आना नहीं होता ॥ ३८॥ जिसका विज्ञान सारथि मनकी लगाम रोकेहुए है वह इस संसारके पार हो मेरे परमपदको प्राप्त होता है ॥ ३९ ॥ इसप्रकार श्रुति बुद्धिद्वारा

अत्मानंरथिनंविद्धिशरीरंरथमेवतु ॥ बुद्धिंतुसारथिंविद्धिमनःप्रग्रहमेवच ॥ ३५ ॥ इंद्रियाणिहयानाहुर्विषयांस्तेषुगोचरान् ॥ आत्मेंद्रियंमनोयुक्तंभोक्तेत्याहुर्मनीषिणः ॥ ३६ ॥ यस्त्वविद्वान्भवतिचाऽमनस्कश्चसदाऽशुचिः ॥ नतत्पदमवाप्नोतिसंसारंचाधिगच्छति ॥ ३७ ॥ यस्तुविज्ञानवान्भवतिसमनस्कःसदाशुचिः ॥ सतुतत्पदमाप्नोतियस्माद्भूयोनजायते ॥ ३८ ॥ विज्ञानसारथिर्यस्तुमनः प्रग्रहवान्नरः ॥ सोध्वनःपारमाप्नोतिमदीयंयत्परंपदम् ॥ ३९ ॥ इत्थंश्रुत्याचमत्याचनिश्चित्यात्मानमात्मना ॥ भावयेन्मामात्मरूपंनिदिध्यासनोतोपिच ॥ ॥ ४० ॥ योगवृत्तेःपुरास्वस्मिन्भावयेदक्षरत्रयम् ॥ देवीप्रणवसंज्ञस्यध्यानार्थंमंत्रवाच्ययोः ॥ ४१ ॥ हकारःस्थूलदेहःस्याद्रकारः सूक्ष्मदेहकः ॥ ईकारःकारणात्मासौह्रींकारोहंतुरीयकम् ॥४२॥ एवंसमष्टिदेहेऽपिज्ञात्वाबीजत्रयंक्रमात्॥ समष्टिव्यष्ट्योरेकत्वंभावयेन्मतिमान्नरः ॥ ४३ ॥ समाधिकालात्पूर्वंतुभावयित्वैवमादृतः ॥ ततोध्यायेन्निलीनाक्षोदेवींमांजगदीश्वरीम् ॥ ४४ ॥ प्राणापानौसमौकृत्वानासाभ्यंतरचारिणौ ॥ निवृत्तविषयाकांक्षोवीतदोषोविमत्सरः ॥ ४५ ॥

आत्मासेही आत्माका निश्चय कर विक्षेपादिरहित हो साक्षात्कार होनेसे चित्तकी एकाग्रवृत्तिसे आत्मरूप मेरा ध्यान करे ॥४०॥ इस प्रकार निदिध्यासन अभ्याससे जब चित्तमे समाधिकी योग्यता होजाय तब समाधिसे पहले अपने शरीरमे प्रणवसंज्ञक मायाबीजमंत्रके तीन अक्षरोंका ध्यान करै मंत्रवाच्य मायाबीजमंत्रार्थके समष्टिव्यष्टिके ध्यानार्थ है ॥४१॥ हकार स्थूलदेह रकार सूक्ष्मदेह ईकार कारण देहरूप हे और मै जो तुरीयरूप हूं सोई ह्रींकार है ॥ ४२ ॥ जैसे व्यष्टिदेहमे भावना की है इसीप्रकार समष्टिदेहमें क्रमसे तीनों बीजोको जानकर बुद्धिमान् समष्टिव्यष्टि पिण्ड और ब्रह्माण्डकी एकता ध्यान करै ॥४३॥ इस प्रकार आदरपूर्वक समाधिसे पहले ध्यानकर नैत्र मूँद मुझ जगदीश्वरका ध्यान करै ॥ ४४ ॥ नासिकाके अभ्यन्तर फिरनेवाले प्राण अपानको समानकर विषयादिकी

आकांक्षासे निवृत्त हुआ दोष और मत्सरतासे रहित ॥४५॥ छलरहित भक्तिसे युक्त हुआ गुह्य वा शब्दरहितएकान्त स्थानमें वैश्वानरात्मक हकारको रकारमें लीन करै अर्थात हकारवाच्य स्थूल देहको रकारवाच्य सूक्ष्मदेहमें लीन करै ॥ ४६ ॥ रकारवाच्य तैजस अर्थात् सूक्ष्मदेहको ईकारवाच्य कारण देहमें लय करै ईकारवाच्य कारणदेहको ह्रींकारवाच्य ब्रह्ममें लय करै ॥४७॥ जब वाच्य और वाचकतासे हीन, द्वैतभावसे वर्जित होजाय तब चैतन्य अग्नि दीपशिखा न्तरमें अखंड सच्चिदानंदकी भावना करै ॥ ४८ ॥ हे राजन् ! इसप्रकार नरोत्तम ध्यानमें मेरा साक्षात्कार करके मेराही रूप होजाता है कारण कि, दोनोकी एकता सिद्ध है ॥ ४९ ॥ इस प्रकार इस योग्ययुक्तिसे परात्पर मुझ आत्माको देखतेही अपने कार्यसहित अज्ञान उसीसमय नष्ट होजाता है ॥ ५० ॥ इति श्रीदेवी

भक्त्यानिर्व्याजयायुक्तोगुहायांनिःस्वनेस्थले ॥ हकारंविश्वमात्मानंरकारेप्रविलापयेत् ॥ ४६ ॥ रकारंतैजसंदेवमीकारेप्रविलापयेत् ॥ ईकारं प्राज्ञमात्मानंह्रींकारेप्रविलापयेत् ॥ ४७ ॥ वाच्यवाचकताहीनंद्वैतभावविवर्जितम् ॥ अखंडंसच्चिदानंदंभावयेत्तच्छिखांतरे ॥ ४८ ॥ इतिध्यानेनमांराजन्साक्षात्कृत्यनरोत्तमः ॥ मद्रूपएवभवतिद्वयोरप्येकतायतः ॥ ४९ ॥योगयुक्त्याऽनयाद्दृष्ट्वामामात्मानंपरात्परम् ॥ अज्ञा नस्यसकार्यस्यतत्क्षणेनाशकोभवेत् ॥ ५० ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधे देवीगीतायांचतुस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३४ ॥ हिमा लयउवाच ॥ योगंवदमहेशानिसांगंसंवित्प्रदायकम् ॥ कृतेनयेनयोग्योऽहंभवेयंतत्त्वदर्शने ॥ १ ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ नयोगोनभसःपृष्ठे नभूमौनरसातले ॥ ऐक्यंजीवात्मनोराहुर्योगंयोगविशारदाः ॥ २ ॥ तत्प्रत्यूहाःषडाख्यातायोगविघ्नकरानघ ॥ कामक्रोधौलोभमोहौमदमा त्सर्यसंज्ञकौ ॥ ३ ॥ योगांगैरेवभित्त्वातान्योगिनोयोगमाप्नुयुः ॥ यमंनियममासनप्राणायामौततःपरम् ॥ ४ ॥ प्रत्याहारंधारणाख्यंध्यानं सार्धसमाधिना ॥ अष्टांगान्याहुरेतानियोगिनांयोगसाधने ॥ ५ ॥

भागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां चतुस्त्रिंशोऽध्यायः॥ ३४॥हिमालयने कहा हे महेश्वरि!जिस योगद्वारा ब्रह्मलाभ होता है उस योगका विषय अंगोंसहित वर्णन करो जिसका अनुष्ठान कर मैं तत्त्वदर्शनका अधिकारी होऊं॥ १॥श्रीदेवी बोली आकाश भूमि रसातलादिस्थानोमें योग नहीं ह जीव और आत्माकी अभेद विषयक चित्तवृत्तिकोही योगविशारद योग कहते हैं॥ २॥हे पापरहित!काम, क्रोध, लोभ, मोह मद और मात्सर्य यह छः योगके शत्रु हैं जो इसमें विघ्न किया करते हैं॥ ३॥इसकारण योगियोंको आगे लिखे योगके अंगोंसे योगशत्रुओंको विनाश करके योग प्राप्त करना चाहिये यम, नियम, आसन, प्राणायाम॥ ४॥प्रत्याहा, धारण.

ध्यान और समाधि यह आठ अंग योगियोको योगमे सहायक है॥५॥किसीकी हिंसा न करना,सत्यबोलना, चोरी न करना,ब्रह्मचर्य,दया, ऋजुता,क्षमा,धृति; सर्व नाशमें भी धीरता,मितभोजन दो भाग अन्नसे पूर्ण करै.एक भाग जलसे,चौथा भाग वायुके गमनागमनको रक्खे,यह अल्पाहार है.तथा बाह्य आभ्यन्तरकी शुद्धि करै यह दश यम हैं॥६॥तपस्या, सन्तोष, आस्तिक्य,[वेद,देव,द्विज और गुरुमें विश्वास ] दान, देवपूजा,सिद्धान्त अर्थात् वेदान्तवाक्यका श्रवण,अकार्यकरनेमें लज्जा मति (सत्कर्म और सच्छास्त्रविषयक ज्ञान)जप और नित्यहोमादि॥७॥हे पर्वतनायक !यह मैंने दश नियम कहे हैं.पद्मासन,स्वस्तिक,भद्र, वज्रासन ॥ ८ ॥ और वीरासन यह क्रमसे पांच आसन कहे हैं.दोनो पैरोंके तलुए दोनों जंघाओपर रखकर ॥९॥ हाथोंको पीठकी ओरसे ले आगे दहिने हाथसे दहिने चरणका

अहिंसासत्यमस्तेयंब्रह्मचर्यंदयार्जवम् ॥ क्षमाधृतिर्मिताहारःशौचंचेतियमादश ॥ ६ ॥ तपःसंतोषआस्तिक्यंदानंदेवस्यपूजनम् ॥ सिद्धांतश्र वणंचैवह्रीर्मतिश्चजपोहुतम् ॥ ७ ॥ दशैतेनियमाःप्रोक्तामयापर्वतनायक ॥ पद्मासनंस्वस्तिकंचभद्रंवज्रासनंतथा ॥ ८ ॥ वीरासनमिति प्रोक्तंक्रमादासनपंचकम् ॥ ऊर्वोरुपरिविन्यस्यसम्यक्पादतलेशुभे ॥ ९ ॥ अंगुष्ठौचनिबध्नीयाद्धस्ताभ्यांव्युत्क्रमात्ततः ॥ पद्मासनमितिप्रो क्तंयोगिनांहृदयङ्गमम् ॥ १० ॥ जान्वोरंतरेसम्यक्कृत्वापादतलेशुभे ॥ ऋजुकायोविशेद्योगीस्वस्तिकंतत्प्रचक्षते ॥११॥ सीवन्याःपार्श्वयो र्न्यस्यगुल्फयुग्मंसुनिश्चितम्॥वृषणाधःपादपार्ष्णीपार्ष्णिभ्यांपरिबंधयेत ॥ १२ ॥ भद्रासनमितिप्रोक्तंयोगिभिःपरिपूजितम् ॥ ऊर्वोःपादौक्र मान्न्यस्यजान्वोःप्रत्यङ्मुखांगुली ॥ १३ ॥ करौविदध्यादाख्यातंवज्रासनमनुत्तमम् ॥ एकंपादमधःकृत्वाविन्यस्योरुतथोत्तरे ॥ १४ ॥ ऋजुकायोविशेद्योगीवीरासनमितीरितम् ॥ इडयाकर्षयेद्वायुंबाह्यंषोडशमात्रया ॥ १५ ॥

बाँयेसे बाँये चरणका अँगूठा पकडै यह योगियोंको प्रसन्नकरनेवाला पद्मासन कहा है ॥१०॥ जानु और ऊरुओंके अन्तर दोनों पैरके तलुवे भलीभाँति स्थापि तकर सरलभावसे सुखपूर्वक बैठनेको स्वस्तिक आसन कहते हैं॥११॥ अंडकोशकी शिराके नीचे सीमनके दोनो पार्श्वमें दोनो गुल्फोंको भली प्रकार स्थापित कर दोनों हाथोसे अंडकोशके अधोभागमें दोनों पैरोंका पार्ष्णिभाग हाथोसे दृढभावसे बांधकर॥१२॥ बैठनेका नाम योगियोंने भद्रासन कहा है.योगी उसका विशेष आदर करते है.दोनोचरण क्रमसे दोनो ऊरुओपर रखकर दोनो जानुओंके निम्नभागमे अंगुली रखकर॥१३॥ दोनो हाथ स्थापनकर बैठनेको वज्रासन कहते हैं योगीजन एक ऊरुके नीचे एक चरण,दूसरी ऊरुके नीचे दूसरा पद स्थापनकर ॥१४॥सरल कायासे जो स्थिति करते है इसको वीरासन कहते हैं.योगका ज्ञाता

प्रथम सोलह बार प्रणव उच्चारण करके इडा अर्थात् बॉई नासिकाद्वारा गुह्य वायुको आकर्षण करै ॥ १५ ॥ फिर जितनी देरमें चौंसठ बार प्रणव उच्चारण हो इतने समयतक यह खैची हुई वायु धारण करके पूरक करै. फिर३२बार प्रणवोच्चारणकालमें शनैः२सुषुम्नामध्यगत वायुको ॥ १६ ॥ दक्षिणनासापुटद्वारा रेचन करै, योगशास्त्रज्ञाता पंडितोंने इसका नाम प्राणायाम कहा है॥ १७॥इसप्रकार वारंवार बाह्य वायु ग्रहणकरके पूरक कुंभक और रेचकका अभ्यास करै और क्रमानुसार प्रणवोच्चारणकी संख्या बढावै यह प्राणायाम पहले १२ बार फिर १६ वार और फिर क्रमसे और भी अधिक करै ॥ १८ ॥ सगर्भ और अगर्भके भेदसे प्राणायाम दो प्रकारका है इष्ट मंत्रके जप ध्यानादि पूर्वक जो प्राणायाम कियाजाता है वह सगर्भहै और जो प्राणायाम इष्ट मंत्रके जप ध्यानादि विना होता है वह विगर्भ प्राणायाम है ॥१९॥ इसप्रकार क्रमसे प्राणायामका अभ्यास करते करते देहमें पसीना आनेसे वह प्राणायाम अधम, कम्प उत्पन्न होनेसे मध्यम और जिस

धारयेत्पूरितंयोगीचतुःषष्ट्यातुमात्रया ॥ सुषुम्नामध्यगंसम्यग्द्वात्रिंशन्मात्रयाशनैः ॥ १६॥ नाड्यापिंगलयाचैवरेचयेद्योगवित्तमः ॥ प्राणायाममिमंप्राहुर्योगशास्त्रविशारदाः ॥ १७ ॥ भूयोभूयःक्रमात्तस्यबाह्यमेवंसमाचरेत् ॥ मात्रावृद्धिःक्रमेणैवसम्यग्द्वादशषोडश ॥ १८ ॥ जपध्यानादिभिःसार्धंसगर्भंतंविदुर्बुधाः ॥ तदपेतंविगर्भंचप्राणायामंपरेविदुः ॥ १९ ॥ क्रमादभ्यस्यतःपुंसोदेहेस्वेदोद्गमोधमः ॥ मध्यमःकंपसंयुक्तोभूमित्यागःपरोमतः॥२०॥ उत्तमस्यगुणावाप्तिर्यावच्छीलनमिष्यते॥इंद्रियाणांविचरतांविषयेषुनिरर्गलम्॥२१॥ बलादाहरणंतेभ्यःप्रत्याहारोभिधीयते ॥ अंगुष्ठगुल्फजानूरुमूलाधारलिंगनाभिषु ॥२२ ॥ हृद्ग्रीवाकंठदेशेषुलंबिकायांततोनसि ॥ भ्रूमध्येमस्तकेमूर्ध्निद्वादशांतेयथाविधि ॥ २३ ॥ धारणंप्राणमरुतोधारणेतिनिगद्यते ॥ समाहितेनमनसाचैतन्यांतरवर्तिना ॥२४॥ आत्मन्यभीष्टदेवानांध्यानंध्यानमिहोच्यते॥ समत्वभावनानित्यंजीवात्मपरमात्मनोः ॥ २५ ॥ समाधिमाहुर्मुनयःप्रोक्तमष्टांगलक्षणम् ॥ इदानींकथयेतेऽहंमंत्रयोगमनुत्तमम् ॥ २६ ॥

प्राणायाममे साधक भूमि त्यागकर ऊंचा उठता है वह उत्तम प्राणायाम है॥ २० ॥जबतक उत्तम प्राणायामका फल लाभ न हो तबतक अभ्यास करता रहै,इंद्रिय सदाही अपने अपने विषयोमें अबाधितभावसे विचरण करती हैं॥ २१ ॥उनको विषयोंसे बलपूर्वक रोकनेहीका नाम प्रत्याहार है.ॲगूठा,गुल्फ,जानु,ऊरु मूलाधार, लिंग, नाभि॥ २२॥ हृदय, ग्रीवा, कंठ,लम्बिका,नासिका भ्रूमध्य, मस्तक, मूर्धा (ब्रह्मरंध्र) इन द्वादशान्त स्थानमें विधिपूर्वक ॥ २३ ॥प्राणवायुको रोकरखनेका नाम धारणा है प्रथम ध्यानसे अन्तःकरणको चैतन्यवर्ती अर्थात् आत्मसंस्थ करके ॥ २४॥ उसमें अभीष्ट देवताके चिन्तनका नाम ध्यान है. जीवात्मा और परमात्माकी एकता भावना संप्रज्ञात समाधिको ॥ २५ ॥ मुनियोंने समाधि कहा है. यह अष्टांगलक्षणवाला योग तुमसे वर्णन किया. अब मंत्रोंका सिद्धिदायक

अति उत्कृष्ट योग तुमसे वर्णन करती हूं ॥ २६ ॥ हे पर्वतराज ! पिण्ड और ब्रह्माण्डकी एकता होनेसे यह शरीर विश्व वा ब्रह्माण्ड कहा जाता है. यह पंचभू तात्मक चन्द्र सूर्य और अग्निसे युक्त होकर जीव ब्रह्मके ऐक्यज्ञानदायक होताहै ॥ २७ ॥ इस शरीरमें साढेतीन करोड नाडियॉ हैं. उनमे दश मुख्य है और दशमें भी तीन अतिशय प्रधान है ॥ २८ ॥ इनमें भी एक सुषुम्ना नाडी प्रधान है. चन्द्र सूर्य और अग्निरूपिणी इस नाडीने मेरुदण्डके मध्यभागमे स्थित हो कर मूलाधारसे ब्रह्मरन्ध्र पर्यन्त गमन किया है इसके वामभागमें शुभ्रवर्ण चन्द्ररूपिणी इडा है ॥ २९ ॥ यह शक्तिरूपा अमृतमयी है और दक्षिणभागमे पुरुषरू पिणी सूर्यस्वरूपा पिंगला नाडी स्थित है ॥ ३० ॥ और वह्निप्रधाना सुषुम्नानाडी सब तेजोमयी इसके मध्यमे स्थित चित्ररेखानामक नाडीके भीतर इच्छा, ज्ञान और क्रियात्मक ॥ ३१ ॥ कोटिसूर्यके समान प्रभावशाली स्वयंभूलिंग प्रतिष्ठित है, उसके ऊपर भागमे हरात्मा विन्दुनाद अर्थात् हकार, रेफ ईकार विन्दुनादा त्मक मायाबीज स्थित है ॥ ३२ ॥ उसके ऊपरी भागमें दीपशिखाके समान लाल वर्ण देवीरूपिणी कुंडलिनी शक्ति विराजमान है, हे नगेश्वर ! यह मुझसे अ भिन्न है ॥ ३३ ॥ इसके वहिर्भागमें पीतवर्ण सुवर्णके समान कान्तिवाले कमलकी चिन्ता करै उससे चार दलोंमें श, ष, स. ह, यह चार अक्षर ध्यान करै ॥ ३४ ॥ इसके ऊपर षट्कोण कमलका ध्यान करै जो अग्निके समान छः दलोंसे युक्त हीरेकेसी कान्तिवाला है इसके छहों दल—ब, भ, म, य, र, ल, इन अक्षरोसे सम्पन्न हैं, स्व शब्दसे परलिंग जानना चाहिये ॥ ३५ ॥ यह षट्कोण मलके आधारवाला है, इसीसे इसको मूलाधार कहते हैं. स्वशब्दसे परलिंग और स्वाधिष्ठान जानना चाहिये यही स्वाधिष्ठान पद्म है ॥ ३६ ॥

विश्वंशरीरमित्युक्तंपंचभूतात्मकंनग ॥ चंद्रसूर्याग्नितेजोभिर्जीवब्रह्मैक्यरूपकम् ॥ २७॥ तिस्रःकोटयस्तदर्धेनशरीरेनाडयोमताः ॥ तासुमुख्या दशप्रोक्तास्ताभ्यस्तिस्रोव्यवस्थिताः ॥ २८ ॥ प्रधानामेरुदंडेऽत्रचंद्रसूर्याग्निरूपिणी ॥ इडावामेस्थितानाडीशुभ्रातुचंद्ररूपिणी ॥२९॥ शक्तिरूपातुसानाडीसाक्षादमृतविग्रहा ॥ दक्षिणेयापिंगलाख्यापुंरूपासूर्यविग्रहा ॥ ३० ॥ सर्वतेजोमयीसातुसुषुम्नावह्निरूपिणी ॥ तस्यामध्येविचित्राख्येइच्छाज्ञानक्रियात्मकम्॥३१॥ मध्येस्वयंभूलिंगंतुकोटिसूर्यसमप्रभम्॥तदूर्ध्वंमायाबीजंतुहरात्माबिंदुनादकम्॥३२॥ तदूर्ध्वंतुशिखाकाराकुंडलीरक्तविग्रहा ॥ देव्यात्मिकातुसाप्रोक्तामदभिन्नानगाधिप ॥ ३३ ॥ तद्बाह्येहेमरूपाभंवादिसांतचतुर्दलम् ॥ द्रुतहेमसमप्रख्यंपद्मंतत्रविचिंतयेत् ॥ ३४ ॥ तदूर्ध्वंत्वनलप्रख्यंषड्दलंहीरकप्रभम् ॥ बादिलांतषड्वर्णेनस्वाधिष्ठानमनुत्तमम् ॥ ३५ ॥ मूलमाधारषट्कोणंमूलाधारंततोविदुः ॥ स्वशब्देनपरंलिंगंस्वाधिष्ठानंततोविदुः ॥ ३६ ॥

इसके ऊपर नाभिस्थानमे विद्युत् छटा और मेघके समान कान्तिमान् अतितेजयुक्त महाप्रभावाला मणिपूर॥ ३७॥मणिवत्प्रभावाला होनेसे मणिपद्म कहाता है. उसमें दशदल—ड,ढ,ण,त,थ,द,ध,न,प,फ,यह अक्षरयुक्त है ॥ ३८॥ यह पद्म विष्णुसे अधिष्ठित होनेसे इसके ध्यानसे विष्णुका साक्षात्कार होता है. इसके ऊर्ध्वभागमें बाल सूर्यके समान प्रभायुक्त अनाहत पद्म है ॥ ३९ ॥ यह क, ख, ग, घ,ङ,च,छ,ज,झ,ञ,ट,ठ,इन बारहवर्णों युक्त बारहदल सम्पन्न है इसके मध्यमें अयुत १००००सूर्यके समान प्रभा सम्पन्न बाणलिंग विराजमान है॥ ४०॥किसीप्रकारकी ताडनाके बिनाही इससे शब्दब्रह्मकी उत्पत्ति होती है इसीसे मुनिजन इसको अनाहत पद्म कहते हैं॥ ४१॥यह पद्म आनंदका धाम है इसमें रुद्ररूपी पुरुष विराजते हैं इसके ऊपर भुविशुद्धनामक षोडश दल कमल॥ ४२॥अ,आ,इ,ई,उ,ऊ,

तदूर्ध्वनाभिदेशेतुमणिपूरंमहाप्रभम् ॥ मेघाभंविद्युदाभंचबहुतेजोमयंततः ॥ ३७ ॥ मणिवद्भिन्नंतत्पद्मंमणिपद्मंतथोच्यते ॥ दशभिश्चदलैर्युक्तं डादिफांताक्षरान्वितम् ॥ ३८ ॥ विष्णुनाधिष्ठितंपद्मंविष्ण्वालोकनकारणम् ॥ तदूर्ध्वेनाहतंपद्ममुद्यदादित्यसन्निभम् ॥ ३९ ॥ कादिठांतदलै रेकंपत्रैश्चसमधिष्ठितम् ॥ तन्मध्येबाणलिंगंतुसूर्यायुतसमप्रभम् ॥ ४० ॥ शब्दब्रह्ममयंशब्दानाहतंतत्रदृश्यते ॥ अनाहताख्यंतत्पद्मंमुनिभिः परिकीर्तितम् ॥ ४१ ॥ आनंदसदनंतत्तुपुरुषाधिष्ठितंपरम् ॥ तदूर्ध्वंतुविशुद्धाख्यंदलषोडशपंकजम् ॥ ४२ ॥ स्वरैःषोडशभिर्युक्तंधूम्रवर्णं महाप्रभम् ॥ विशुद्धंतनुतेयस्माज्जीवस्यहंसलोकनात् ॥४३ ॥ विशुद्धंपद्ममाख्यातमाकाशाख्यंमहाद्भुतम् ॥ आज्ञाचक्रंतदूर्ध्वेतुआत्मनाधिष्ठितंपरम् ॥ ४४ ॥ आज्ञासंक्रमणंतत्रतेनाज्ञेतिप्रकीर्तितम् ॥ द्विदलंहक्षसंयुक्तंपद्मंतत्सुमनोहरम् ॥ ४५ ॥ कैलासाख्यंतदूर्ध्वंतुरोधिनीतुतदूर्ध्वतः ॥ एवंत्वाधारचक्राणिप्रोक्तानितवसुव्रत ॥ ४६ ॥

ऋ,ॠ,ऌ,ॡ,ए,ऐ,ओ,औ, अं,अः इन सोलह स्वरोसे युक्त धूम्रवर्णमहाकान्तिमान् है. परमात्माके अवलोकनसे इसमें जीव शुद्ध होता है अर्थात् अभेद साक्षात्कार दोनोंका होनेसे जीव विशुद्धिको प्राप्त होता है॥ ४३॥इसीकारण इसको विशुद्ध पद्म कहते हैं. यह महाअद्भुत पद्म आकाशनामसे अभिहित है इसके ऊपर—भ्रूमध्यमे आत्माका परमअधिष्ठान आज्ञाचक्र है ॥ ४४ ॥ यह ह और क्ष दोदलसे युक्त मनोहर है इसमें चित्त स्थित होनेसे सब पदार्थोंका साक्षात्कार हो आता है. भूत भविष्य वर्तमान वस्तुओंमे यह तुम्हारा कर्त्तव्य है. इसप्रकार परमेश्वरकी आज्ञाका संक्रमण होता है, इसीसे इसको आज्ञापद्म कहते हैं ॥ ४५ ॥ इसके ऊर्ध्वमें

कैलासचक्र और ऊसके उर्ध्वमे रोधिनीचक्र है. हे सुव्रत। इसप्रकार आपके निकट आधारचक्रोंका वर्णन किया॥ ४६॥ योगियोंका कथन है कि, उसके ऊर्ध्वमें सहस्रारचक्र है यह बिन्दु अर्थात् परमात्माका स्थान है यह आपसे सम्पूर्ण योगमार्ग वर्णन किया ॥ ४७ ॥ यह जानकर जो करना चाहिये सोई कहती हूं. पहले पूरक प्राणायाम द्वारा आधारचक्रमे मन संयुक्त करै गुदा और मेढ्रके भीतर मूलाधारमें विराजमान कुंडलिनी शक्तिको मूलाधारमे प्राप्त वायुद्वारा आकुंचित करके प्रबोधित करै॥ ४८॥ अनन्तर लिंगभेद क्रमसे अर्थात् पूर्वोक्त चक्रस्थित तेजोमय स्वयंभू इत्यादि लिंगका भेदकर उस उस मार्गमें उस कुंडलिनी शक्तिको सहस्रार स्थानमें लावै फिर उस पराशक्तिको सहस्रारमे स्थित शंभुके सहित एकीभूत रूपसे चिन्तन करै॥ ४९॥ अनन्तर शिवशक्तिके संगमसे लाक्षारसके समान जो अमृत निर्गत होता है उसी आनंदस्वरूप अमृतसे योगसिद्धिकरी मायानामक कुंडलिनी शक्तिको तृप्त करै ॥ ५० ॥ और छहों चक्रोंमे स्थित देवसमूहोंको उस अमृत

सहस्रारयुतंबिंदुस्थानंतदूर्ध्वमीरितम् ॥ इत्येतत्कथितंसर्वयोगमार्गमनुत्तमम् ॥ ४७ ॥ आदौपूरकयोगेनाप्याधारेयोजयेन्मनः ॥ गुदमेढ्रांतरेशक्तिस्तामाकुंच्यप्रबोधयेत् ॥ ४८ ॥ लिंगभेदक्रमेणैवबिंदुचक्रंचप्रापयेत् ॥ शंभुनातांपराशक्तिमेकीभूतांविचिंतयेत् ॥ ४९ ॥ तत्रोत्थितामृतंयत्तुद्रुतलाक्षारसोपमम् ॥ पाययित्वातुतांशक्तिमायाख्यांयोगसिद्धिदाम् ॥ ५० ॥ षट्चक्रदेवतास्तत्रसंतर्प्यामृतधारया ॥ आनयेत्तेनमार्गेणमूलाधारंततःसुधीः ॥ ५१ ॥ एवमभ्यस्यमानस्याऽप्यहन्यहनिनिश्चितम् ॥ पूर्वोक्तदूषितामंत्राःसर्वेसिध्यंतिनान्यथा ॥ ५२ ॥ जरामरणदुःखाद्यैर्मुच्यतेभवबंधनात् ॥ येगुणाःसंतिदेव्यामेजगन्मातुर्यथातथा ॥ ५३ ॥ तेगुणाःसाधकवरेभवंत्येवनचान्यथा ॥ इत्येवंकथितंतातवायुधारणमुत्तमम् ॥ ५४ ॥ इदानींधारणाख्यंतुशृणुष्वावहितोमम ॥ दिक्कालाद्यनवच्छिन्नदेव्यांचेतोविधायच ॥ ५५ ॥ तन्मयोभवतिक्षिप्रंजीवब्रह्मैक्ययोजनात् ॥ अथवासमलंचेतोयदिक्षिप्रंनसिद्ध्यति ॥ ५६ ॥ तदावयवयोगेनयोगीयोगान्समभ्यसेत् ॥ मदीयहस्तपादादावंगेतुमधुरेनग ॥ ५७ ॥

धाराद्वारा तृप्त करके पूर्वोक्त मार्गसे उस शक्तिको मूलाधार पद्ममें लावै ॥ ५१ ॥ जो प्रतिदिन इसप्रकार योगका अभ्यास करते हैं उनके सम्बन्धमें छिन्नादिदोष दूषित सब मंत्र सिद्ध होते हैं इसमे अन्यथा नहीं है॥ ५२॥ और इसीसे जरामरणादि दुःखवाले संसारबंधनसे मुक्त होते हैं और मुझ जगन्मातामे जो सब गुण विद्यमान हैं ॥ ५३॥ ऐसे साधकको वह समस्त गुण प्राप्त होते है इसमें सन्देह नहीं. हे तात ! यह तुमसे अति उत्तम वायुधारणयोग कथन किया॥ ५४॥ अब सावधान होकर चित्तधारणाख्ययोग सुन. दिक् काल और देशादिद्वारा अपरिच्छिन्न देवीमूर्तिमें चित्तको स्थिर करसकनेसे॥ ५५॥ तन्मय होनेसे शीघ्रही जीवब्रह्मकी एकताका ज्ञान होता है उस समय साधक ब्रह्ममय हो जाता है और यदि चित्त रज तम द्वारा मलीन हो तो शीघ्र योगसिद्धि नहीं होती ॥ ५६॥ तब योगी अवयवयोगसे योगाभ्यास

करै अर्थात् मेरे हस्तपादादि किसी मनोहर अंगमें॥ ५७॥ चित्तको लगाय एक एक स्थानको जय करता हुआ, चित्तकी शुद्धता होनेसे मेरे सब स्वरूपमें मनको स्थापनकरै ॥ ५८॥ हे नगेन्द्र! जबतक मुझ ब्रह्मरूपिणीमे चित्तका लय न हो तबतक मंत्रयोगपरायण साधक जप और होमके द्वारा इष्टमंत्रसाधनका अभ्यास करै॥ ५९। मंत्राभ्यासयोगद्वारा ब्रह्मज्ञान प्राप्त होता है. योगके विना मंत्र सिद्धि नहीं होती और मंत्रके विना योगसिद्ध नहीं होता. मंत्र और योग दोनोंका अभ्यासही ब्रह्मज्ञानका कारण है ॥ ६० ॥ घरमें रक्खा हुआ अंधकारसे आच्छन्न घडा जिसप्रकार दीपकसे दिखाई देता है इसीप्रकार मायासे आवृत जीवात्माभी मंत्रद्वारा प्रकाशित होता हैं अर्थात् मंत्र मायाअंधकारको दूरकरके आत्माका स्वरूप प्रकाश कर देता है ॥ ६१ ॥ हे पर्वतराज ! यह मैंने तुम्हारे समीप अंगके सहित सब योग विधिका

चित्तंसंस्थापयेन्मंत्रीस्थानस्थानजयात्पुनः ॥ विशुद्धचित्तःसर्वस्मिन्रूपेसंस्थापयेन्मनः ॥ ५८ ॥ यावन्मनोलयंयातिदेव्यांसंविदिपर्वत ॥ तावदिष्टमनुंमंत्रीजपहोमैःसमभ्यसेत् ॥ ५९ ॥ मंत्राभ्यासेनयोगेनज्ञेयज्ञानायकल्पते ॥ नयोगेनविनामंत्रोनमंत्रेणविनाहिसः ॥ ६० ॥ द्वयोरभ्यासयोगोहिब्रह्मसंसिद्धिकारणम् ॥ तमःपरिवृतेगेहेघटोदीपेनदृश्यते॥६१॥ एवंमायावृतोह्यात्मामनुनागोचरीकृतः ॥ इतियोगविधिः कृत्स्नःसांगःप्रोक्तोमयाऽधुना ॥६२॥ गुरूपदेशतोज्ञेयोनान्यथाशास्त्रकोटिभिः ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे पंचत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥ देव्युवाच ॥ इत्यादियोगयुक्तात्माध्यायेन्मांब्रह्मरूपिणीम् ॥ भक्त्यानिर्व्याजयाराजन्नासनेसमुपस्थितः ॥ १ ॥ आविःसन्निहितंगुहाचरंनाममहत्पदम् ॥ अत्रैतत्सर्वमर्पितमेजत्प्राणन्निमिषच्चयत् ॥ २ ॥ एतज्जानथसदसद्वरेण्यंपरंविज्ञानाद्यद्वरिष्ठंप्रजानाम् ॥ यदर्चिमद्यदणुभ्योऽणुचयस्मिँल्लोकानिहितालोकिनश्च ॥ ३ ॥

वर्णन किया ॥ यह विद्या गुरुके निकट उपदेश प्राप्तकरकेही जानी जाती है अन्यथा कोटिशास्त्रद्वारा भी इसका लाभ नहीं होसक्ता है ॥ ६२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां पंचत्रिंशोऽध्यायः॥ ३५॥ श्रीदेवी बोलीं हे गिरिराज! योगीजन इसप्रकार योगयुक्त हो आसनमें बैठ छलरहित भक्तिसे मुझ ब्रह्मरूपिणीका ध्यान करै॥ १॥ अब ब्रह्मस्वरूपका वर्णन करती हूं सुनो यह ब्रह्म आविः अर्थात् प्रकाशमान वस्तु अतिसमीपवर्ती और गुहाचर अर्थात् सर्वव्यापक होकर भी केवल बुद्धिरूप गुहामेही इसकी प्राप्ति होती है यह योगादि साधन गम्य है. इस ब्रह्मसेही आकाशादि समस्त पदार्थ कल्पित होते हैं इसमेंही पक्षी मनुष्य निमेषादि क्रियावान् सब पदार्थ स्थापित है॥ २॥ हे देवताओ ! मेरे इस ब्रह्मरूपको जानो जो माया और जगत् इन दोनोंसे श्रेष्ठ है लोकमे ज्ञानातीत और



वरिष्ठ अर्थात् सम्पूर्ण बुद्धियोंको भी गम्य नहीं है जो सूर्यादितेजका भी प्रकाशक है इससे वह सूर्यादितेजसेभी अत्यन्त दीप्तिमान् और अणुसेभी अणु अर्थात्
अति सूक्ष्म है.जिसमे भूरादि लोक और उन लोकनिवासियोंकी स्थिति है॥ ३ ॥ वह अक्षर अविनाशी पदार्थही ब्रह्म है. यही प्राण, वाणी और मन स्वरूप है.
वही सत्य और अमृत स्वरूप है. हे सौम्य ! मनरूपी बाणसे उसको विद्धकरना चाहिये अर्थात् उसमें मन समाधान करै ॥ ४ ॥ हे सौम्य ! उसके विद्ध करनेका
उपाय कहती हूं ॥ उपनिषद्शास्त्ररूपी महाधनुष ग्रहणकर उसमें ध्यान और उपासनाका तीक्ष्ण बाण संधान और सब इन्द्रियोंको अपने अपने विषयसे खैंचकर
तद्गत चित्तसे उस ब्रह्मरूप लक्ष्यको विद्ध करै ॥ ५ ॥ जिसे धनुआदिका विषय कहा है वह भलीभांति वर्णन करती हूं इस ब्रह्मरूप लक्ष्यवेधमें ॐकार वा देवी
प्रणवही धनु है जिसप्रकार लक्ष्यमें बाणप्रवेशका कारण धनुपही है इसीप्रकार चित्तरूपी लक्ष्यमें प्रवेशसम्बन्धका प्रणवही कारण है प्रणवका अभ्यास करते २
उससे संस्कृत हो प्रणवको अवलम्बनपूर्वक अप्रतिबद्धभावसे ब्रह्ममें स्थिति कीजाती है, इसमें आत्मा अर्थात् अन्तःकरणही शर है जिसप्रकार शर लक्ष्यको विद्ध

तदेतदक्षरंब्रह्मसप्राणस्तदुवाङ्मनः ॥ तदेतत्सत्यममृतंतद्वेद्धव्यंसौम्यविद्धि ॥ ४ ॥ धनुर्गृहीत्वौपनिषदंमहास्त्रंशरंह्युपासानिशितंसंधयीत ॥
आयम्यतद्भावगतेनचेतसालक्ष्यंतदेवाक्षरंसौम्यविद्धि॥५॥प्रणवोधनुःशरोह्यात्माब्रह्मतल्लक्ष्यमुच्यते॥अप्रमत्तेनवेद्धव्यंशरवत्तन्मयोभवेत् ॥६॥
यस्मिन्द्यौःपृथिवीचांतरिक्षमोतंमनःसहप्राणैश्चसर्वैः॥तमेवैकंजानथात्मानमन्यावाचोविमुंचथामृतस्यैषसेतुः॥७॥अराइवरथनाभौसंहतायत्र
नाड्यः॥सएषोंतश्चरतेबहुधाजायमानः॥८॥ओमित्येवंध्यायथात्मानंस्वस्तिवःपारायतमसःपरस्तात्॥दिव्येब्रह्मपुरेव्योम्निआत्मासंप्रतिष्ठितः ९

करता है इसीप्रकार अन्तःकरणही आत्माको विद्ध करताहै इसीकारण अन्तःकरणको शर कहागया है इस स्थलमें ब्रह्मही लक्ष्यवस्तु है साधक अप्रमत्त चित्तसे इस
लक्ष्यको विद्ध करै तो बाण जिसप्रकार लक्ष्यभेद करके उसके संग एकात्मताको प्राप्त होता है इसीप्रकार साधकभी ब्रह्मके संग एकात्माको प्राप्त होसक्ते हैं ॥ ६ ॥
वह ब्रह्मपदार्थ अतिदुर्लक्ष्य वस्तु है इससे भलीभांति लक्ष्य करनेको फिर कहा जाता है, जिसमें स्वर्ग, पृथ्वी,अन्तारिक्ष सब इन्द्रिय और प्राणोंके सहित मन स्थित
है, उसीको आत्मा जानना चाहिये हे देवताओ ! इसको जानकर अन्य अपर विद्यारूप वाक्योंका त्याग करै यह ब्रह्मज्ञानही मुक्तिका सेतु अर्थात् संसार साग
रसे तारनेका हेतु है ॥७॥ जिसप्रकार रथकी नाभिमे सब आरे मिलकर सन्निविष्ट रहते है इसीप्रकार जिस हृदयमे नाडियें प्रविष्ट हुई हैं उसी हृदयमें बुद्धिवृत्तिका
साक्षीरूप आत्मा बुद्धिवृत्तिके द्वारा अनेकरूपयुक्त होकर स्थिति करता है ॥ ८ ॥ ॐकारका अवलम्बन कर यथोक्त प्रकारसे उसी आत्माकी चिन्ता करनी
चाहिये संसारसागरके पार जानेकी प्राप्तिमे तुम निर्विघ्न हो यह भगवतीका आशीर्वाद है. तुम अविद्यारहित ब्रह्मस्वरूपको अवगत हो, वह ब्रह्म जिस स्थानमे



प्रतिष्ठित है सुनो. जो सर्वज्ञ सर्ववित् और जिसके जगत्सृष्टि आदिरूपकी विभूति पृथ्वीमें प्रसिद्ध है. वह प्रकाशशाली आत्मा दिव्य हृदयकमलमे प्रतिष्ठित होनेसे
प्राप्त होता है ॥ ९ ॥ उस आत्माकी मनोवृत्तिद्वारा भावना होती है, इसीकारण उसको मनोमय कहते हैं, यही प्राण और शरीरका नेता यही अन्नमय हृदयपि
ण्डमें बुद्धिको स्थितकर प्रतिष्ठित है, विवेकी पुरुष इसको भलीभाँति जानसक्ते हैं वह आनन्दरूप दुःखसे परे है, अविनाशी रूपसे प्रकाशित होता है ॥ १० ॥
आत्मज्ञानका फल कहती हूँ उस परमात्माका साक्षात्कार होनेसे हृदयग्रंथि अर्थात् चैतन्य और अहंकारका तादात्म्यभाव नष्ट होजाता है, समस्त ज्ञेयवस्तु विष
यक सन्देह दूर होजाता है, प्रारब्धके अतिरिक्त सब कर्म नष्ट होजाते हैं, जब उस परात्परका साक्षात्कार होता है ॥ ११ ॥ फिर पूर्वोक्त विषयको संक्षेपसे
कहती हूं यह ब्रह्मज्योतिर्मय परकोश अर्थात् आनंदमयकोशमें प्रतिष्ठित है, यह सत्वादि तीनों गुणरहित विष्कल्ल ( मायारहित ) स्वच्छवस्तु है, यह सर्वप्रकाशक

मनोमयःप्राणशरीरनेताप्रतिष्ठितोऽन्नेहृदयंसन्निधाय ॥ तद्विज्ञानेनपरिपश्यंतिधीराआनंदरूपममृतंयद्विभाति ॥ १० ॥ भिद्यतेहृदयग्रंथिश्छि
द्यंतेसर्वसंशयाः ॥ क्षीयंतेचाऽस्यकर्माणितस्मिन्दृष्टेपरावरे ॥ ११ ॥ हिरण्मयेपरेकोशेविरजंब्रह्मनिष्कलम् ॥ तच्छुभ्रंज्योतिषांज्योतिस्तद्यदा
त्मविदोविदुः ॥ १२ ॥ नतत्रसूर्योभातिनचंद्रतारकंनेमाविद्युतोभांतिकुतोऽयमग्निः ॥ तमेवभांतमनुभातिसर्वंतस्यभासासर्वमिदंविभाति ॥
॥ १३ ॥ ब्रह्मैवेदममृतंपुरस्ताद्ब्रह्मपश्चाद्ब्रह्मदक्षिणतश्चोत्तरेण ॥ अधश्चोर्ध्वंचप्रसृतंब्रह्मैवेदंविश्वंवरिष्ठम् ॥ १४ ॥ एतादृगनुभवोयस्यसकृतार्थो
नरोत्तमः ॥ ब्रह्मभूतःप्रसन्नात्मानशोचतिनकांक्षति ॥ १५ ॥ द्वितीयाद्वैभयंराजंस्तदभावाद्बिभेतिन ॥ नतद्वियोगोमेप्यस्तिमद्वियोगोपित
स्यन ॥ १६ ॥ अहमेवससोऽहंवैनिश्चितंविद्धिपर्वत ॥ मद्दर्शनंतुतत्रस्याद्यत्रज्ञानीस्थितोमम ॥ १७ ॥

सूर्यादिकाभी प्रकाशक है आत्मवित् जिसको बडे परिश्रमसे जान्ते हैं वह हिरण्मय परकोशमें स्थित है ॥ १२ ॥ उस ब्रह्मको सूर्यप्रकाश नहीं करसक्ते चन्द्र
तारा बिजुली वा अग्निभी उसके प्रकाश करनेमें समर्थ नहीं, बहुत क्या यह सम्पूर्ण जगत् उस स्वप्रकाश आत्मासेही प्रकाशित होता है उससेही यह सब प्रका
शित है ॥ १३ ॥ यह अमृतमय ब्रह्मही आगे पीछे दक्षिणउत्तर नीचे और ऊपर भागमें स्थित है अधिक क्या इस सब जगत्कोही ब्रह्ममय जानना चाहिये ॥
॥ १४॥हे गिरिराज ! जो पुरुष श्रेष्ठ इसप्रकार अनुभव करसक्ते हैं वही कृतार्थ है वह ब्रह्मस्वरूप प्रसन्नभाव होकर शोक और विषयकी कांक्षा रहित होते है ॥
॥१५॥हे गिरिराज ! द्वैतभावही भयका कारण है द्वैतभाव दूर होनेसे फिर संसारभय नहीं रहता, मै अद्वैतभावनिष्ठसे वियुक्त नहीं हूं और वह मुझसे पृथक् नहीं है
॥१६॥हे पर्वतराज!यह निश्चय जानो,वह ज्ञानी व्यक्ति मैं हूं,जो मै हूं सो वह ज्ञानी है, जिस किसी स्थानमें ज्ञानी क्यो न रहै उसी स्थानमें उसको मेरादर्शन

प्राप्त होता है ॥१७॥ मैं तीर्थ कैलास और वैकुण्ठमें निवास नहीं करती परन्तु जो ज्ञानी मुझमे परायण है उसीके हृदयकमलमें वास करती हूं ॥१८॥ जो कोई मुझमें निष्ठावाले ज्ञानीकी एकबार पूजा करता है उसको मेरी पूजाका कोटिगुण फल होता है, जिसका चित्त चैतन्यस्वरूप ब्रह्ममे लीन हुआ है उसका वंश पवित्र है उसकी माता कृतकृत्य ॥१९॥ और उस पुरुषसे पृथ्वी पुण्यशालिनी होती है. हे पर्वतराज ! आपने जो मुझसे ब्रह्मज्ञानका विषय पूँछा ॥२०॥ वह मैंने सब कह दिया इस विषयमें अब कुछ कहना नहीं है. यह ज्येष्ठपुत्र भक्तिमान् शीलसम्पन्न॥२१॥यथोक्त शिष्यसे कहना अन्यसे नहीं कहना. जिसकी इष्टदेवमें पराभक्ति होती है और देवताके समान गुरुमें भक्ति होती है ॥ २२ ॥ उसीके निमित्त श्रेष्ठपुरुष यह ब्रह्मविद्या प्रकाशकरते हैं अर्थात् उसी महात्माको यह विद्या प्रकाशित

नाऽहंतीर्थेनकैलासेवैकुंठेवानकर्हिचित् ॥ वसामिकिंतुमज्ज्ञानिहृदयांभोजमध्यमे॥१८॥मत्पूजाकोटिफलदंसकृन्मज्ज्ञानिनोऽर्चनम् ॥ कुलं पवित्रंतस्याऽस्तिजननीकृतकृत्यका ॥१९॥विश्वंभरापुण्यवतीचिल्लयोयस्यचेतसः ॥ ब्रह्मज्ञानंतुयत्पृष्टंत्वयापर्वतसत्तम॥२०॥कथितंतन्मया सर्वंनाऽतोवक्तव्यमस्तिहि ॥ इदंज्येष्ठायपुत्रायभक्तियुक्तायशीलिने ॥ २१ ॥ शिष्यायचयथोक्तायवक्तव्यंनाऽन्यथाक्वचित् ॥ यस्यदेवेपरा भक्तिर्यथादेवेतथागुरौ ॥ २२ ॥ तस्यैतेकथिताह्यर्थाःप्रकाशंतेमहात्मनः ॥ येनोपदिष्टाविद्येयंसएवपरमेश्वरः ॥ २३ ॥ यस्यायंसुकृतंकर्तुम समर्थस्ततोऋणी ॥ पित्रोरप्यधिकःप्रोक्तोब्रह्मजन्मप्रदायकः ॥ २४ ॥ पितृजातंजन्मनष्टंनेत्थंजातंकदाचन ॥ तस्मैनद्रुह्येदित्यादिनिगमोप्य वदन्नग ॥ २५ ॥ तस्माच्छास्त्रस्यसिद्धांतोब्रह्मदातागुरुःपरः ॥ शिवेरुष्टेगुरुस्त्रातागुरौरुष्टेनशंकरः॥२६॥तस्मात्सर्वप्रयत्नेनश्रीगुरुंतोषयेन्नग ॥ कायेनमनसावाचासर्वदातत्परोभवेत्॥२७॥अन्यथातुकृतघ्नःस्यात्कृतघ्नेनास्तिनिष्कृतिः ॥ इंद्रेणाऽथर्वणायोक्ताशिरश्छेदप्रतिज्ञया ॥ २८॥

होती है इस ब्रह्मविद्याका उपदेश करते हैं वह साक्षात् परमेश्वरस्वरूप हैं ॥२३॥ इस विद्याको प्राप्त होकर शिष्य प्रत्युपकारमे असमर्थ होता है इससे जीवनपर्यन्त गुरुके समीप ऋणी रहता है, जो ब्रह्मरूपमें युक्त करते हैं वह ब्रह्मजन्मदाता गुरुमाता पितासेभी अधिक पूज्य हैं ॥२४॥पितासे प्रगट होकर जन्म मरण होनेसे नष्ट होते हैं परन्तु ब्रह्मरूप जन्मसे फिर कभी नष्ट नहीं होता.हे पर्वतराज।“तस्मै न द्रुह्येत्कृतमस्यजानन्” इस श्रुतिनेभी कहाहै कि, ब्रह्मदाता गुरुका कार्य स्मरण कर कभी उससे द्रोह न करै॥२५॥इसकारण शास्त्रके सिद्धान्तअनुसार ब्रह्मदाता गुरु सबसे श्रेष्ठ है।शिवके रुष्ट होनेपर गुरु रक्षक होसक्ताहै, पर गुरुके रुष्ट होनेपर शिव कभी उसकी रक्षा नहीं करते ॥२६॥ हे पर्वतराज ! इसकारण काय मन वचनसे सर्वदा यत्नपूर्वक श्रीगुरुको संतुष्ट करै ॥२७॥ अन्यथा वह कृतघ्नी होगा और कृतघ्न पुरुषकी

॥०

३॥

निष्कृति नहीं होती, गुरुके वचन उल्लंघन करनेसे क्या दशा होती है सो कहते है—दध्यङ्नामक आथर्वण मुनिने इन्द्रसे प्रार्थना की कि, आप मुझे ब्रह्मविद्या दीजिये इन्द्रने कहा विद्या तौ दूंगा पर यदि आप अन्य किसीको यह विद्या दोगे तो मै तुम्हारा मस्तक छेदन करूंगा उनके. स्वीकारकरनेपर इन्द्रने ब्रह्मविद्या दी॥ २८॥ तब कुछ काल उपरान्त दोनों अश्विनीकुमारोंने मुनिके पास आय विद्याकी प्रार्थना की मुनिने कहा विद्या देनेसे इन्द्र मेरा मस्तक छेदन करेगा तब अश्विनीकुमार बोले हम आपका यह मस्तक छेदनकर आपके देहमें अश्वका मस्तक लगाये देते है उस मस्तकसे आप हमको विद्या उपदेश कीजिये, जब इन्द्र आपका यह मस्तक छेदन करेगा तब हम आपका पूर्वशिर संयुक्त करदेंगे मुनिने सम्मत हो उनको ब्रह्मविद्याका उपदेश किया तब इन्द्रने आकर उनका वह मस्तक छेदन किया, तब अश्विनी कुमारोने २९ ॥ उनका मुख्य शिर जोडकर फिर उनके मुख्य शिरसे ब्रह्मविद्या सुनी यह कथा श्रुतिसिद्धहै. इस प्रकार संकटसे प्राप्त होनेवाली विद्याको जिसने

अश्विभ्यांकथनेतस्यशिरश्छिन्नंचवज्रिणा ॥ अश्वीयंतच्छिरोनष्टंदृष्ट्वावैद्यौसुरोत्तमौ ॥ २९ ॥ पुनःसंयोजितंस्वीयंताभ्यांमुनिशिरस्तदा ॥ इतिसंकटसंपाद्याब्रह्मविद्यानगाधिप ॥ लब्धायेनसधन्यःस्यात्कृतकृत्यश्चभूधर ॥ ३० ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कन्धेदेवीगीतायांषड्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३६ ॥ हिमालयउवाच ॥ स्वीयांभक्तिंवदस्वांबयेनज्ञानंसुखेनहि ॥ जायेतमनुजस्याऽस्य मध्यमस्याऽविरागिणः ॥१॥ देव्युवाच॥मार्गास्त्रयोमे विख्यातामोक्षप्राप्तौनगाधिप ॥ कर्मयोगोज्ञानयोगोभक्तियोगश्चसत्तम ॥२ ॥ त्रयाणामप्ययंयोग्यःकर्तुंशक्योऽस्तिसर्वथा ॥ सुलभत्वान्मानसत्वात्कायचित्ताद्यपीडनात् ॥ ३ ॥ गुणभेदान्मनुष्याणांसाभक्तिस्त्रिविधामता ॥ परपीडांसमुद्दिश्यदंभंकृत्वापुरःसरम् ॥४॥ मात्सर्यक्रोधयुक्तोयस्तस्यभक्तिस्तु तामसी ॥ परपीडादिरहितःस्वकल्याणार्थमेवच ॥ ५ ॥

प्राप्त किया, हे पर्वतराज ! वह धन्य और कृतकृत्य हैं ॥ ३० ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३६ ॥ ॥ ६४ ॥ हिमालय बोले हे मातः ! अधिरागी मध्यम अधिकारी पुरुषको जिसप्रकार सुखपूर्वक ज्ञानलाभ होसके इस समय आप वही अपना भक्तियोग कहो ॥१॥ देवीने कहा हे नगेन्द्र ! मुक्तिप्राप्तिके निमित्त तीन मार्ग है. कर्मयोग, ज्ञानयोग और भक्तियोग ॥२॥ इन तीनोंमें भक्तियोगही सहजमें सिद्ध होता है. कारण कि, यह योग द्रव्यव्यय और शरीरकी पीडाके बिना केवल मनकी वृत्तिसेही संपादित होता है, इससे सुलभ है ॥३॥ सत्व रज तम इन तीन प्रकारके गुणभेदसे मनुष्यकी भक्ति सात्विकी राजसी और तामसी ऐसी तीन प्रकारकी होती है जो दम्भप्रकाशपूर्वक दूसरेको पीडा देनेके निमित्त॥४॥ मात्सर्य और क्रोधादियुक्त होकर उपासना करताहै

उसकी तामसी भक्ति है और जो परपीडासे रहित हो अपने कल्याणके निमित्तही ॥ ५ ॥ सकाम भावसे यश और भोगमें लोलुप हो अतिभक्तिसे उस उस फल प्राप्तिके निमित्त और अत्यन्त भक्तिसे उपासना करते हैं ॥ ६ ॥ और अपनी अज्ञतासे हुई भेदबुद्धिद्वारा मुझे अपनेसे अन्य जानते है हे नगाधिप!उस पामरकी भक्ति राजसी है ॥ ७ ॥ परमात्माको अर्पणकिये कर्मही पापनाश करनेमें समर्थ होते है वह वेदोक्त कर्म दिन रात मुझे अवश्य कर्तव्य है ॥ ८ ॥ इसप्रकार निश्चय कर जो भेदबुद्धिसे मेरी प्रसन्नताके निमित्त नित्यकर्मानुष्ठान करताहै हे पर्वतराज।उसकी सात्विकीभक्ति है॥ ९॥यह सात्विकी भक्ति परमप्रेमरूपा और पर भक्तिकी प्रापिका है किन्तु यह स्वयंही पराभक्ति नहीं है कारण कि, इसमें भेदबुद्धि वर्तमान रहती है परन्तु राजसी तामसी भक्ति परमभक्तिकी प्रापिका नहीं इससे तामसी

नित्यंसकामोह्रदयंयशोर्थीभोगलोलुपः॥तत्तत्फलसमावाप्त्यैमामुपास्तेऽतिभक्तितः ॥६॥ भेदबुद्ध्यातुमांस्वस्मादन्यांजानातिपामरः॥तस्यभक्तिःसमाख्यातानगाधिपतुराजसी ॥ ७ ॥ परमेशार्पणंकर्मपापसंक्षालनायच ॥ वेदोक्तत्वादवश्यंतत्कर्तव्यंतुमयाऽनिशम् ॥ ८॥ इतिनिश्चितबुद्धिस्तुभेदबुद्धिमुपाश्रितः ॥ करोतिप्रीतयेकर्मभक्तिःसानगसात्त्विकी ॥ ९॥ परभक्तेःप्रापिकेयंभेदबुद्ध्यवलंबनात् ॥ पूर्वप्रोक्तेह्युभेभक्तीनपरप्रापिकेमते ॥ १० ॥ अधुनापरभक्तिंतुप्रोच्यमानांनिबोधमे ॥ मद्गुणश्रवणंनित्यंममनामानुकीर्तनम् ॥ ११ ॥ कल्याणगुणरत्नानामाकरायांमयिस्थिरम् ॥ चेतसोवर्तनंचैवतैलधारासमंसदा ॥ १२ ॥ हेतुस्तुतत्रकोवापिनकदाचिद्भवेदपि ॥ सामीप्यसार्ष्टिसायुज्यसालोक्यानांनचैषणा ॥ १३ ॥ मत्सेवातोऽधिकंकिंचिन्नैवजानातिकर्हिचित् ॥ सेव्यसेवकताभावात्तत्रमोक्षंनवांछति ॥ १४ ॥ परानुरक्त्यामामेवचिंतयेद्योह्यतंद्रितः॥ स्वाभेदेनैवमांनित्यंजानातिनविभेदतः ॥ १५ ॥

और राजसी भक्तिका त्याग करके इसकाही आश्रय करै ॥१०॥ हे नगेन्द्र ! अब मैं पराभक्तिका वर्णन करती हूं तुम सुनो.जो कोई सदा मेरे गुणश्रवण और सदा मेरे नामको कीर्तन करता है ॥११॥ जिसका मन कल्याण और गुण रत्नका आकर मुझमेही तेलधाराके समान अविच्छिन्नभावसे सदा स्थित रहता है ॥ १२ ॥ और उसमें किसी फलके हेतु व किसी फलकी आकांक्षा नहीं करता तथा सामीप्य, सार्ष्टि सायुज्य और सालोक्य मुक्तिकी भी कामना नहीं करता ॥ १३ ॥और जो प्राणी मेरी सेवासे अधिक और कुछ नहीं जान्ता, जो सेव्यसेवकभाव त्यागकर मोक्षकी भी आकांक्षा नहीं करता ॥ १४ ॥ जो जितेन्द्रिय हो

परानुरक्तिपूर्वक मेरीही आकांक्षा करता है और मुझको अपनेसे पृथक् न करके मैंही सच्चिदानन्दरूप हूं ऐसा जानता है ॥ १५॥ और जो सब जीवोंमें मेराही रूप
जान्ता है अपने परायेमें समान प्रीतियुक्त है॥ १६॥जो चैतन्यके समानत्वसे सर्वत्र विद्यमान सर्वस्वरूपिणी मेरे सहित सदा सब जीवोंका अभिन्नत्व जान्ता है॥ १७॥
हे नगेश्वर ! जो भेदबुद्धि त्यागके कारण चाण्डालपर्यन्त सब जीवोंको नमस्कार और सत्कार करता है और भेदवर्जनसे कहीं भी जिसकी द्रोहबुद्धि नहीं है ॥ १८ ॥
जो मेरा मेरे भक्तोंका दर्शन मेरा शास्त्रश्रवण और मेरे मंत्रादिविषयमें श्रद्धायुक्त है॥ १९॥मेरेहीमें प्रेमसे आकुलमति हो मेरी कथामात्र सुननेसे रोमांचित शरीर होता
है प्रेमके आँसुओंसे जिसके नेत्र पूर्ण गद्गद कण्ठ होता है ॥ २० ॥ हे नगेश्वर ! जो अनन्यभावसे जगत्की योनि सर्व कारणोंकी कारण मुझ परमेश्वरीकी पूजा

मद्रूपत्वेनजीवानांचिंतनंकुरुतेतुयः ॥ यथास्वस्यात्मनिप्रीतिस्तथैवचपरात्मनि ॥ १६ ॥ चैतन्यस्यसमानत्वान्नभेदंकुरुतेतुयः ॥ सर्वत्रव
र्तमानानांसर्वरूपांचसर्वदा ॥ १७ ॥ नमतेयजतेचैवाप्याचांडालांतमीश्वर ॥ नकुत्रापिद्रोहबुद्धिंकुरुतेभेदवर्जनात् ॥ १८ ॥ मत्स्थानदर्श
नश्रद्धामद्भक्तदर्शनेतथा ॥ मच्छास्त्रश्रवणेश्रद्धामंत्रतंत्रादिषुप्रभो ॥ १९ ॥ मयिप्रेमाकुलमतीरोमांचिततनुःसदा ॥ प्रेमाश्रुजलपूर्णाक्षःकंठग
द्गदनिस्वनः ॥ २० ॥ अनन्येनैवभावेनपूजयेद्योनगाधिप ॥ मामीश्वरींजगद्योनिंसर्वकारणकारणम् ॥ २१ ॥ व्रतानिममदिव्यानिनित्यनैमि
त्तिकान्यपि ॥ नित्यंयःकुरुतेभक्त्यावित्तशाठ्यविवर्जितः ॥ २२ ॥ मदुत्सवदिदृक्षाचमदुत्सवकृतिस्तथा ॥ जायतेयस्यनियतंस्वभावादेव
भूधर ॥ २३ ॥ उच्चैर्गायंश्चनामानिममैवखलुनृत्यति ॥ अहंकारादिरहितोदेहतादात्म्यवर्जितः ॥ २४ ॥ प्रारब्धेनयथायच्चक्रियतेतत्तथाभवे
त् ॥ नमेचिंतास्तितत्रापिदेहसंरक्षणादिषु ॥२५॥ इतिभक्तिस्तुयाप्रोक्तापरभक्तिस्तुसास्मृता ॥ यस्यांदेव्यतिरिक्तंतुनकिंचिदपिभाव्यते॥२६॥
इत्थंजातापराभक्तिर्यस्यभूधरतत्त्वतः॥ तदैवतस्यचिन्मात्रेमद्रूपेविलयोभवेत् ॥ २७ ॥

करता है।।२१।।जो भक्तिपूर्वक कृपणता त्याग मेरे नित्य नैमित्तिकके दिव्यव्रत करता है।।२२।।जिसको स्वभावसेही मेरे उत्सव करने और देखनेकी इच्छा रहती है
हे भूधर ! ।।२३।। जो मेरे नाम ऊंचे स्वरसे लेकर गाते और नृत्य करते हैं जो अहंकार और देहके तादात्म्यभावसे रहित है।।२४।।जो कोई यह समस्तही प्रारब्ध
कर्मानुसार होता है यह जानकर मेरे ध्यानके अतिरिक्त देहरक्षादिविषयमेंभी चिन्ता नहीं करते ॥ २५ ॥ उन पुरुषोंकी यह भक्ति पराभक्ति कहाती है,
जिसमें देवीविचारके अतिरिक्त अन्य किसी विषयकी चिन्ता नहीं रहती ॥ २६ ॥ हे पर्वतराज ! इसप्रकार तत्वसे जिसको पराभक्ति प्राप्त हुई है वह

तत्कालही मेरे चिद्रूपमें लीन हो जाता है ॥२७॥ जिस ज्ञानसे भक्ति और ज्ञानकी पूर्णता होती है इस कारण वैराग्य और भक्तिकी पराकाष्ठाकाही नाम ज्ञान है ज्ञानमे यह दोनोही है ॥२८॥ हे पर्वतराज ! जो भक्तिकरकेभी प्रारब्धवश मेरे ज्ञानके अधिकारी नहीं होते वह मणिद्वीपमें गमन करते है॥ २९॥हे पर्वतराज ! वहां जाकर इच्छा न करनेसे भी अनेक भोगोकी प्राप्ति होती है, उसके अन्तमें मेरा चिद्रूप ज्ञानलाभ करके ॥ ३० ॥ उस ज्ञानसे मुक्त होजाता है. कारण कि, ज्ञानके विना मुक्ति नहीं होती यहां जिसको संवित् स्वरूप हृदयमे प्राप्त प्रत्यगात्माका ज्ञान होता है ॥ ३१ ॥ तो मेरे सम्वित् रूपका ज्ञान होनेसे उसके प्राण उत्क्रान्त नहीं होते, इस शरीरमेही लय होजाते है"न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति" इतिश्रुतेः उसका ब्रह्मके साथ अभेद होता है "ब्रह्मविद्ब्रह्मैव भवति, इति श्रुतेः ॥ ३२ ॥ जिस प्रकार कंठमे स्थित सुवर्णका भ्रमवश नष्ट होना जानाजाता है और भ्रमके नष्ट होनेसे प्राप्त वस्तुकीही प्राप्ति मानी जाती है ॥ ३३ ॥ हे नगस

भक्तेस्तुयापराकाष्ठासैवज्ञानंप्रकीर्तितम् ॥ वैराग्यस्यचसीमासाज्ञानेतदुभयंयतः॥ २८ ॥ भक्तौकृतायांयस्यापिप्रारब्धवशतोनग ! नजायते ममज्ञानंमणिद्वीपंसगच्छति ॥२९॥ तत्रगत्वाऽखिलान्भोगाननिच्छन्नपिचर्च्छति ॥ तदंतेममचिद्रूपज्ञानंसम्यग्भवेन्नग ॥ ३०॥ तेनमुक्तःसदैव स्याज्ज्ञानान्मुक्तिर्नचान्यथा ॥ इहैवयस्यज्ञानं स्याद्धृद्गतंप्रत्यगात्मनः ॥ ३१ ॥ ममसंवित्परतनोस्तस्यप्राणाव्रजंतिन ॥ ब्रह्मैवसंस्तदाप्नोति ब्रह्मैवब्रह्मवेदयः ॥ ३२ ॥ कंठचामीकरसममज्ञानात्तुतिरोहितम् ॥ ज्ञानादज्ञाननाशेनलब्धमेवहिलभ्यते ॥ ३३ ॥ विदिताविदितादन्य न्नगोत्तमवपुर्मम ॥ यथादर्शेतथाऽऽत्मनियथाजलेतथापितृलोके ॥ ३४ ॥ छायातपौयथास्वच्छौविविक्तौतद्वदेवहि ॥ ममलोकेभवेज्ज्ञानं द्वैतभानविवर्जितम् ॥ ३५ ॥ यस्तुवैराग्यवानेवज्ञानहीनोम्रियेतचेत् ॥ ब्रह्मलोकेवसेन्नित्यंयावत्कल्पंततःपरम् ॥ ३६ ॥ शुचीनांश्रीमतां गेहेभवेत्तस्यजनिःपुनः ॥ करोतिसाधनंपश्चात्ततोज्ञानंहिजायते ॥ ३७ ॥ अनेकजन्मभीराजन्ज्ञानंस्यान्नैकजन्मना ॥ ततःसर्वप्रयत्नेनज्ञा नार्थंयत्नमाश्रयेत् ॥ ३८॥ नोचेन्महान्विनाशःस्याज्जन्मैतद्दुर्लभंपुनः ॥ तत्राऽपिप्रथमेवर्णेवेदप्राप्तिश्चदुर्लभा ॥ ३९ ॥

न्नम ! मेरे चिद्रूपतनुविहित घटादिकार्य अविदित मायारूपसे भिन्न है, जिसप्रकार दर्पणमें प्रतिबिम्ब पडता है इसीप्रकार इस देहमें आत्माका अनुभव होता है और जिसप्रकार जलमे प्रतिबिम्ब पूर्वकी अपेक्षा विविक्त रूपसे प्रकाशित होता है इसीप्रकारसे पितृलोकमे देहसे विविक्तभावमें आत्माका अनुभव होता है ॥ ३४॥जैसे छाया और आतपका भेद प्रकाशस्वरूपसे स्वच्छरूपसे दीखता है इसीप्रकार मणिद्वीपमें द्वैतभाववर्जित ज्ञान होता है ॥ ३५ ॥ जो वैराग्यवान् होकर पूर्णज्ञान प्राप्त हुये विना प्राणत्याग करतेहै वह प्रलयपर्यन्त ब्रह्मलोकमे निवास करके ॥३६॥ फिर पवित्र श्रीमान् पुरुषोके घर जन्म ग्रहण कर साधन करने उपरान्त फिर ज्ञानलाभ करते है ॥ ३७ ॥ हे राजन् ! एक जन्मने नहीं अनेक जन्मोमे ज्ञान होता है इसकारण सब प्रयत्नसे ज्ञानको आश्रय करै ॥३८ ॥ यदि मनुष्यजन्म

प्राप्त होकर ज्ञानलाभ न किया तो विनाश होगा. कारण कि, मनुष्यजन्म बडा दुर्लभ है उसमे भी ब्राह्मण और उसमे भी वेदप्राप्ति बहुतही दुर्लभ है ॥ ३९ ॥ शम, दम, उपरति, तितिक्षा, समाधान और श्रद्धा यह षट्सम्पत्ति, योगसिद्धि और उत्तम गुरुकी प्राप्ति यह इस लोकमें बडी दुर्लभ है ॥ ४० ॥ इन्द्रियोंकी पटुता शरीरका संस्कार और अनेक जन्मोके पुण्योदयसे मोक्षमें इच्छा होती है ॥ ४१ ॥ जो मनुष्य साधनसे सफल होनेवाले इस शरीरको प्राप्त करके ज्ञानके निमित्त यत्न नहीं करता उसका जन्म निरर्थक है ॥ ४२ ॥ हे राजन् ! इसकारण यथाशक्ति ज्ञानप्राप्तिके निमित्त यत्न करे तो अवश्य उसको पदपदमें अश्वमेधका फल प्राप्त होता है ॥ ४३ ॥ जैसे दूधमें घृत निमग्न है इसीप्रकार सब भूतोंमें ज्ञान निवास करता है, उसकी मंथानभूत मनसे सदा मथना चाहिये ॥ ४४ ॥ ज्ञानको प्राप्त होकरही यह प्राणी कृतार्थ होता है यह वेदान्तकी घोषणा है यह संक्षेपसे आपके प्रति सब वर्णन किया अब क्या सुननेकी इच्छा है ? ॥ ४५ ॥ इति श्रीदे

शमादिषट्कसंपत्तिर्योगसिद्धिस्तथैवच ॥तथोत्तमगुरुप्राप्तिःसर्वमेवाऽत्रदुर्लभम् ॥४०॥ तथेंद्रियाणांपटुतासंस्कृतत्वंतनोस्तथा ॥ अनेकजन्म पुण्यैस्तुमोक्षेच्छाजायतेततः ॥४१ ॥ साधनेसफलेप्येवंजायमानेऽपियोनरः ॥ ज्ञानार्थंनैवयततेतस्यजन्मनिरर्थकम् ॥ ४२ ॥ तस्माद्राजन्य थाशक्त्याज्ञानार्थंयत्नमाश्रयेत् ॥ पदेपदेऽश्वमेधस्यफलमाप्नोतिनिश्चितम् ॥ ४३ ॥ घृतमिवपयसिनिगूढंभूतेभूतेचवसतिविज्ञानम् ॥ सततं मंथयितव्यंमनसामंथानभूतेन ॥ ४४ ॥ ज्ञानंलब्ध्वाकृतार्थःस्यादितिवेदांतडिंडिमः ॥ सर्वमुक्तंसमासेनकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ ४५ ॥ इति श्रीदे० म० सप्तमस्कंधेदेवीगीतायांसप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥ हिमालयउवाच ॥ कतिस्थानानिदेवेशिद्रष्टव्यानिमहीतले ॥ मुख्या निचपवित्राणिदेवीप्रियतमानिच ॥१॥ व्रतान्यपितथायानितुष्टिदान्युत्सवाअपि ॥ तत्सर्वंवदमेमातःकृतकृत्योयतोनरः ॥२॥ श्रीदेव्युवाच॥ सर्वंदृश्यंममस्थानंसर्वेकालाव्रतात्मकाः ॥ उत्सवाःसर्वकालेषुयतोऽहंसर्वरूपिणी ॥ ३ ॥ तथापिभक्तवात्सल्यात्किंचित्किंचिदथोच्यते ॥ शृणुष्वाऽवहितोभूत्वानगराजवचोमम ॥ ४ ॥

वीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥ हिमालय बोले हे देवि ! इस पृथ्वीमें तुम्हारे मुख्य और प्रिय कितने स्थान है सो तुम मुझसे कहो ॥ १ ॥ हे मातः ! जिन सब व्रत और उत्सवका अनुष्ठान करनेसे मनुष्य कृतकृत्य होते है अपने प्रीतिदायक उन सब व्रत और उत्सवका वर्णन की जिये ॥२॥ श्रीदेवी बोली हे पर्वतराज ! मै सर्वाधिष्ठानस्वरूपिणी हूं इसकारण भूमण्डलमें जितने स्थान विद्यमान है वह सबही मेरी अधिष्ठान भूमि है और मैं सब कालमयी हूं इसकारण सबकालही मेरा व्रत और उत्सवात्मक हैं इस कारण जिस समय जिसका अनुष्ठान करै उसकोही मेरी प्रीतिप्रद जाने॥ ३॥ पर तथापि भक्तवत्सलतासे कुछ तुमसे कहती हूं. हे नगराज ! वह सावधान होकर मुझसे सुनो ॥ ४ ॥

दक्षिणदेशमे कोलापुर (करवीर) स्थानमे लक्ष्मीनामसे सदा स्थित हूं. सह्यनाम पर्वतमे मातृपुरस्थानमे रेणुकारूपसे निवास करती हू ॥ १५॥ तुलजापुर और सप्तशृंग स्थानमे हिंगुला और ज्वालामुखी निवास करती है ॥६॥ यह शाकम्भरी, भ्रामरी, श्रीरक्तदन्तिका और दुर्गाका स्थान है ॥ ७॥ विन्ध्याचल निवासिनीका सर्वोत्तम स्थान है, कांचीपुरमे अन्नपूर्णाका महास्थान ॥८॥ यही पुर भीमादेवी विमला श्रीचन्द्रकला और कौशिकीका महास्थान है ॥९॥ नीलपर्वतके शृंगमें नीलाम्बरीका परमस्थान और सुन्दर श्रीनगरको जाम्बूनदेश्वरीका परमस्थान जानो ॥ १०॥ नेपालमें गुह्यकालीका उत्कृष्ट स्थान है, चिदम्बरदेशमें मीनाक्षीका परमस्थान है ॥ ११॥ वेदारण्यक महास्थानमें सुन्दरी देवी, एकाम्बर महास्थानमे पराशक्ति स्थिति करती है॥ १२॥ महालसा, योगेश्वरी और नीलसरस्वतीका स्थान चीनदेशमें है

कोलापुरंमहास्थानंयत्रलक्ष्मीःसदास्थिता ॥ मातुःपुरंद्वितीयचरेणुकाधिष्ठितंपरम् ॥ ५ ॥ तुलजापुरंतृतीयंस्यात्सप्तशृंगंतथैवच ॥ हिंगुलायामहास्थानंज्वालामुख्यास्तथैवच ॥ ६ ॥ शाकंभर्याःपरंस्थानंभ्रामर्याःस्थानमुत्तमम् ॥ श्रीरक्तदंतिकास्थानंदुर्गास्थानंतथैवच ॥७ ॥ विंध्याचलनिवासिन्याःस्थानंसर्वोत्तमोत्तमम् ॥ अन्नपूर्णामहास्थानंकांचीपुरमनुत्तमम् ॥ ८ ॥ भीमादेव्याःपरंस्थानंविमलास्थानमेवच ॥ श्रीचंद्रलामहास्थानंकौशिकीस्थानमेवच ॥ ९ ॥ नीलांबायाःपरंस्थानंनीलपर्वतमस्तके ॥ जांबूनदेश्वरीस्थानंतथाश्रीनगरंशुभम् ॥ १० ॥ गुह्यकाल्यामहास्थानंनेपालेयत्प्रतिष्ठितम् ॥ मीनाक्ष्याःपरमंस्थानंयच्चप्रोक्तंचिदंबरे ॥ ११ ॥ वेदारण्यंमहास्थानंसुन्दर्याःसमधिष्ठितम् ॥ एकांबरंमहास्थानंपरशक्त्याप्रतिष्ठितम् ॥ १२ ॥ महालसापरंस्थानंयोगेश्वर्यास्तथैवच ॥ तथानीलसरस्वत्याःस्थानंचीनेषुविश्रुतम् ॥ ॥ १३ ॥ वैद्यनाथेतुबगलास्थानंसर्वोत्तमंमतम् ॥ श्रीमच्छ्रीभुवनेश्वर्यामणिद्वीपंममस्मृतम् ॥ १४ ॥ श्रीमत्रिपुरभैरव्याःकामाख्यायोनिमंडलम् ॥ भूमंडलेक्षेत्ररत्नंमहामायाधिवासितम् ॥ १५ ॥ नातःपरतरंस्थानंक्वचिदस्तिधरातले ॥ प्रतिमासंभवेद्देवीयत्रसाक्षाद्रजस्वला ॥ ॥ १६ ॥ तत्रत्यादेवताःसर्वाःपर्वतात्मकतांगताः ॥ पर्वतेषुवसंत्येवमहत्योदेवताअपि ॥ १७ ॥ तत्रत्यापृथिवीसर्वादेवीरूपास्मृताबुधैः ॥ नातःपरतरंस्थानंकामाख्यायोनिमंडलात् ॥ १८ ॥

॥ १३॥ वैद्यनाथमे वगलाका सर्वोत्तमस्थान है, मणिद्वीपमे मुझ भुवनेश्वरीका परमस्थान है ॥ १४॥ जिस कामरूदेशमें सतीका योनिमंडल गिरा है वह कामाख्या योनि मंडल त्रिपुरभैरवीका महास्थान है, भूमण्डलमें यह क्षेत्ररत्न है इस कारण ऐसा दूसरा स्थान नहीं है ॥ १५ ॥ इससे अधिक पृथ्वीमे ऐसा कोई स्थान नहीं है इस स्थानमें महामाया प्रत्येक मासमे रजस्वला होती है ॥१६॥ यहांके सब देवता पर्वतभावको प्राप्त हो वहां निवास करते है ॥१७॥ वहांकी सब पृथ्वी देवीरूप है ऐसा पडित कहते है इस कामाख्या योनिमण्डलसे श्रेष्ठ दूसरा स्थान नहीं है ॥ १८ ॥ पुष्करक्षेत्र गायत्रीका परमस्थान है, अमरेशमे चण्डिका और प्रभासमे

पुष्करेक्षिणी निवास करती हैं ॥ १९ ॥ नैमिषमहास्थानमें लिंगधारिणी, देवी पुष्कराक्षमें पुरुहूता और आषाढी स्थानमे रति निवास करतीहैं ॥ २० ॥ चण्ड मुण्डके महास्थानमे दण्डिनी, परमेश्वरी, भारभूतिस्थानमें भूति, नकुलस्थानमें नकुलेश्वरी निवास करतीहैं ॥२१॥ हरिश्चन्द्रस्थानमें चन्द्रिका, श्रीपर्वतमे शांकरी, जप्येश्वरमे त्रिशूला और आम्रातकेश्वरमें सूक्ष्मा निवास करती है ॥२२॥उज्जयनीमें शांकरी, मध्यमेश्वरमें शर्वाणी, केदार महाक्षेत्रमें प्रसिद्ध मार्गदायिनी ॥२३॥ भैरवस्थानमे भैरवी, गयामे मंगला, कुरुक्षेत्रमे स्थाणुप्रिया, नाकुलमे स्वायम्भुवी॥२४॥कनखलमें उग्रा, विमलेश्वरमे विश्वेशा, अट्टहासमें महानन्दा, महेन्द्र पर्वतमें

गायत्र्याश्चपरंस्थानंश्रीमत्पुष्करमीरितम् ॥ अमरेशेचंडिकास्यात्प्रभासेपुष्करेक्षिणी ॥ १९ ॥ नैमिषेतुमहास्थानेदेवीसालिङ्गधारिणी ॥ पुरुहूतापुष्कराक्षेअषाढौचरतिस्तथा ॥ २० ॥ चंडमुंडीमहास्थानेदंडिनीपरमेश्वरी ॥ भारभूतौभवेद्भूतिर्नाकुलेनकुलेश्वरी ॥ २१ ॥ चंद्रिकातु हरिश्चंद्रेश्रीगिरौशांकरीस्मृता ॥ जप्येश्वरेत्रिशूलास्यात्सूक्ष्माचाम्रातकेश्वरे ॥ २२ ॥ शांकरीतुमहाकालेशर्वाणीमध्यमाभिधे ॥ केदाराख्येमहाक्षेत्रेदेवीसामार्गदायिनी ॥ २३ ॥ भैरवाख्येभैरवीसागयायांमंगलास्मृता ॥ स्थाणुप्रियाकुरुक्षेत्रेस्वायंभुव्यपिनाकुले ॥ २४ ॥ कनखलेभवेदुग्राविश्वेशाविमलेश्वरे ॥ अट्टहासेमहानंदामहेंद्रेतुमहांतका ॥ २५ ॥ भीमेभीमेश्वरीप्रोक्तास्थानेवस्त्रापथेपुनः ॥ भवानीशांकरीप्रोक्तारुद्राणीत्वर्धकोटिके ॥ २६ ॥ अविमुक्तेविशालाक्षीमहाभागामहालये ॥ गोकर्णेभद्रकर्णीस्याद्भद्रास्याद्भद्रकर्णके ॥२७॥ उत्पलाक्षीसुवर्णाक्षेस्थाण्वीशास्थाणुसंज्ञिके ॥ कमलालयेतुकमलाप्रचंडाछगलंडके ॥ २८ ॥ कुरंडलेत्रिसंध्यास्यान्माकोटेमुकुटेश्वरी ॥ मंडलेशेशांडकीस्यात्कालीकालंजरेपुनः ॥ २९ ॥ शंकुकर्णेध्वनिःप्रोक्तास्थूलास्यात्स्थूलकेश्वरे ॥ ज्ञानिनांहृदयांभोजेहृल्लेखापरमेश्वरी ॥ ३० ॥ प्रोक्तानीमानिस्थानानिदेव्याःप्रियतमानिच ॥ तत्तत्क्षेत्रस्यमाहात्म्यंश्रुत्वापूर्वंनगोत्तम ॥ ३१ ॥

महान्तका ॥ २५ ॥ भीम स्थानमे भीमेश्वरी, वस्त्रापथमे भवानी, शांकरीअर्धकोटिस्थानमे रुद्राणी ॥२६॥अविमुक्त स्थानमे विशालाक्षी, महालयमें महाभागा, गोकर्णमें भद्रकर्णी, भद्रकर्णमे भद्रा॥२७॥सुवर्णाख्य स्थानमें उत्पलाक्षी, स्थाणुस्थानमें स्थाण्वीशा, कमलालयमें कमला, छगलंडस्थान [ दक्षिण देशमें समुद्रके निकट है ] में प्रचण्डा ॥ २८ ॥ करण्डमें त्रिसंध्या, माकोटमे मुकुटेश्वरी, मंडलेशमें शाण्डकी कालंजरमें काली ॥ २९ ॥ शंकुकर्णमें ध्वनि, स्थूलकेश्वरमे स्थूला और ज्ञानियोंके हृदयकमलमे परमेश्वरी देवी हृल्लेखा प्राणशक्ति रूपसे निवास करती हैं ॥ ३० ॥ हे नगेश्वर ! यह सब स्थान देवीके प्रिय हैं, उन

उन क्षेत्रोंका माहात्म्य सुनकर ॥ ३१ ॥ उसमें कही विधिके अनुसार देवीकी पूजा कर । हे नगोत्तम ! अथवा सब पुण्यक्षेत्र काशीमें विद्यमान है ॥ ३२ ॥ देवीकी भक्तिमें तत्पर मनुष्य नित्य काशीमे निवास करै उन स्थानोंको देखताहुआ निरन्तर देवीका जप करै ॥ ३३ ॥ और भगवतीके चरणकमलका ध्यान करताहुआ भवबंधनसे छूटजाता है यह देवीके नाम जो प्रभातकाल उठकर पढताहै॥ ३४ ॥हे नगसत्तम ! उसीसमय उसके पाप नष्ट होजाते है और ब्राह्मणोके समीप श्राद्धकालमें जो निर्मल नाम पढता है ॥ ३५ ॥ उसके सब पितर मुक्त होकर परगतिको प्राप्त होते है. हे सुव्रत ! अब तुमसे व्रतोंको कहती हूं ॥ ३६ ॥ नरनारियोंको यत्नपूर्वक व्रतानुष्ठान करना चाहिये अनन्तर तृतीयाव्रत, रसकल्याणिनीव्रत॥ ३७॥आर्द्रानन्दकरव्रत यह तृतीयाके व्रत है शुक्रवारका व्रत कृष्णचतुर्दशीका व्रत॥ ३८॥

तदुक्तेनविधानेनपश्चाद्देवींप्रपूजयेत् ॥ अथवासर्वक्षेत्राणिकाश्यांसंतिनगोत्तम ॥३२॥ तत्रनित्यंवसेन्नित्यंदेवीभक्तिपरायणः ॥ तानिस्थानानिसंपश्यञ्जपन्देवींनिरंतरम् ॥ ३३ ॥ ध्यायंस्तच्चरणांभोजंमुक्तोभवतिबंधनात् ॥ इमानिदेवीनामानिप्रातरुत्थाययःपठेत् ॥ ३४ ॥ भस्मीभवतिपापानितत्क्षणान्नगसत्वरम् ॥ श्राद्धकालेपठेदेतान्यमलानिद्विजाग्रतः ॥ ३५ ॥ मुक्तास्तत्पितरःसर्वेप्रयांतिपरमांगतिम् ॥ अधुनाकथयिष्यामिव्रतानितवसुव्रत ॥ ३६ ॥ नारीभिश्चनरैश्चैवकर्तव्यानिप्रयत्नतः ॥ व्रतमनंततृतीयाख्यंरसकल्याणिनीव्रतम् ॥ ३७ ॥ आर्द्रानंदकरंनाम्नातृतीयायाव्रतंचयत् ॥ शुक्रवारव्रतंचैवतथाकृष्णचतुर्दशी ॥ ३८ ॥ भौमवारव्रतंचैवप्रदोपव्रतमेवच ॥ यत्रदेवोमहादेवोदेवींसंस्थाप्यविष्टरे ॥ ३९ ॥ नृत्यंकरोतिपुरतःसार्धंदेवैर्निशामुखे ॥ तत्रोपोष्यरजन्यादौप्रदोपेपूजयेच्छिवाम् ॥ ४० ॥ प्रतिपक्षंविशेषेणतद्देवीप्रीतिकारकम् ॥ सोमवारव्रतंचैवममाऽतिप्रियकृन्नग ॥ ४१ ॥ तत्रापिदेवींसंपूज्यरात्रौभोजनमाचरेत् ॥ नवरात्रद्वयंचैवव्रतंप्रीतिकरंमम ॥ ४२ ॥ एवमन्यान्यपिविभोनित्यनैमित्तिकानिच ॥ व्रतानिकुरुतेयोवैमत्प्रीत्यर्थंविमत्सरः ॥ ४३ ॥ प्राप्नोतिममसायुज्यंसमेभक्तःसमेप्रियः ॥ उत्सवानपिकुर्वीतदोलोत्सवमुखान्विभो ॥ ४४ ॥

भौमवारव्रत प्रदोषव्रत यह चारप्रकारके व्रत है इन व्रत और प्रदोपसमय देवदेव महादेव देवीको आसनमें बैठाय ॥ ३९ ॥ देवताओंके सहित देवीके सन्मुख नृत्य करतेहैं इन व्रतोंमें उपवास कर प्रदोषके समय मंगलमयी शिवाका पूजन करै ॥ ४० ॥और जो प्रति पखवारेमे ऐसा करताहै उसपर देवी अधिक प्रसन्न होती है. हे नग ! सोमवारका व्रत मुझको अतिप्रिय है ॥४१॥ उसमेभी देवीको पूजनकर रात्रिमें भोजन करै दोनों नवरात्रियोंमे मेरा व्रत प्रसन्न करनेवाला है ॥ ४२ ॥ इस प्रकारसे और भी जो मत्सरहीन होकर मेरी प्रीतिके निमित्त नित्यनैमित्तिक व्रत करता है वह वे उपांगललितादि व्रत है ॥ ४३ ॥ इनके करनेसे मेरी सायुज्य मिलती है

और वह मेरा भक्त मुझे प्रिय है. फिर चैत्र शुक्ल तीजको दोलाउत्सव करै शंकरसहित देवीकी कुंकुम अगर, कपूर,मणि, वस्त्र, सुगंध, माला, धूप, दीपादिसे पूजाकर झुलावै इत्यादि और भी उत्सव करै ॥ ४४ ॥ आषाढपूर्णिमाको शयनोत्सव वा इसके आगेकी तीज कार्तिक पूर्णिमाको जागरणोत्सव, आषाढ शुक्ल तृतीयाको रथोत्सव करै. इसमें पृथ्वीको रथ, चन्द्रसूर्यको चक्र वेदोंको अश्व ब्रह्माको सारथि याने अनेकमणियोंसे जटित फूलमालायुक्त रथकी कल्पना कर उसमे शिवाको वैठावे और लोकोंकी रक्षा तथा लोकोंके देखनेको अम्बा रथपर चढी है यह भावना करे, रथके चलनेमें शत शत जय शब्द करै. हे भगवती ! हम दीन जनोंकी रक्षा करो. इसप्रकार स्तोत्र पढ वाजे बजाय सीमाके समीप रथ लेजाय पूजा करै. फिर घर लावे. उमासंहिता ( शिवपुराण ) में यह कथा वर्णन की है चैत्रपूर्णिमासे दमनोत्सव ॥ ४५ ॥ श्रावणपूर्णिमाको पवित्रोत्सव मेरा प्रियकारक है. इसप्रकार मेरे भक्त दूसरे उत्सवोंकोभी सदा करैं ॥ ४६ ॥ प्रीतिसे मेरे भक्त

शयनोत्सवंयथाकुर्यात्तथाजागरणोत्सवम् ॥ रथोत्सवंचमेकुर्याद्दमनोत्सवमेवच ॥४५॥ पवित्रोत्सवमेवापिश्रावणेप्रीतिकारकम् ॥ ममभक्तः सदाकुर्यादेवमन्यान्महोत्सवान् ॥ ४६ ॥ मद्भक्तान्भोजयेत्प्रीत्यातथाचैवसुवासिनीः ॥ कुमारीर्बटुकांश्चापिमद्बुद्ध्यातद्गतांतरः ॥ ४७ ॥ वित्तशाठ्येनरहितोयजेदेतान्सुमादिभिः ॥ यएवंकुरुतेभक्त्याप्रतिवर्षमतंद्रितः ॥ ४८ ॥ सधन्यःकृतकृत्योऽसौमत्प्रीतेःपात्रमंजसा ॥ सर्वंसुक्तंसमासेनममप्रीतिप्रदायकम् ॥ नाऽशिष्यायप्रदातव्यंनाऽभक्तायकदाचन ॥ ४९ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेस०देवीगीतायामष्टत्रिंशोऽध्यायः॥ ३८ ॥ हिमालयउवाच ॥ देवदेविमहेशानिकरुणासागरेंबिके ॥ ब्रूहिपूजाविधिंसम्यग्यथावदधुनानिजम् ॥ १ ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ वक्ष्येपूजाविधिंराजन्नंबिकायायथाप्रियम् ॥ अत्यंतश्रद्धयासार्धंशृणुपर्वतपुंगव ॥ २ ॥

सुवासिनी कुमारी और बटुकोंको मेरा स्वरूप जानकर तद्गतचित्त हो भोजन करावे ॥४७ ॥ वित्तशाठ्य कृपणता छोडकर कुसुमादिद्वारा इनकी पूजा करै जो सावधान हो प्रतिवर्ष भक्तिसे ऐसा करता है ॥ ४८ ॥ वह धन्य कृतकृत्य और मेरी प्रीतिका पात्र है इसमें सन्देह नहीं. यह अपनी प्रियकर वस्तुओंका संक्षेपसे वर्णन किया ॥ यह वार्ता अशिष्य और अभक्तको कभी न देनी चाहिये ॥ ४९ ॥ ॥छ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां अष्टत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥ छ ॥ हिमालय बोले हे महेश्वरि ! देवदेवि ! महेशानि ! करुणासागर ! जगदम्बा ! अब भलीप्रकार अपने पूजाविधानको कहिये ॥ १ ॥ श्रीदेवी बोलीं हे राजन् ! मै अपनी प्रियकर पूजाविधि कहती हूं हे पर्वतश्रेष्ठ ! तुम अतिशय श्रद्धापूर्वक श्रवण करो ॥ २ ॥

बाह्य आभ्यन्तरके भेदसे मेरी पूजा दो प्रकारकी है उसमें बाह्यभी वैदिक और तांत्रिक भेदसे दोप्रकारकी है ॥ ३ ॥ हे भूधर ! वैदिकपूजाभी मूर्तिभेदसे दोप्रकारकी है, उसमें विराट्स्वरूप देवीका ध्यानरूप पहली पूजा और करचरणादियुक्त देवीकी मूर्तिका ध्यानकर वैदिकमंत्रोंसे देवीका आवाहन और विसर्जन करना दूसरी पूजा है इनमें वैदिकमंत्रमें दीक्षित पुरुषको वेदविधिके अनुसार वैदिकी पूजा ॥ ४ ॥ और तंत्रमार्गमें दीक्षित पुरुषको तंत्रोक्त विधिसे पूजा करनी चाहिये. जो मूढ इस प्रकार पूजारहस्य न जानकर वैदिक तांत्रिक रीतिसे और तांत्रिकदीक्षावाला वैदिकरीतिसे पूजा करै तो ॥ ५ ॥ इस विपरीतभावके कारण वह मूढ पतित होता है अब प्रथम वैदिकी पूजाका विषय वर्णन करती हूं ॥ ६ ॥ हे भूधर ! जो तुमने मेरे साक्षात परमरूपका दर्शन किया है जिसमें अनन्त शिर अनन्त नेत्र अनन्त

द्विविधाममपूजास्याद्बाह्याचाऽभ्यंतराऽपिच ॥ बाह्याऽपिद्विविधाप्रोक्तावैदिकीतांत्रिकीतथा ॥ ३ ॥ वैदिक्यर्चाऽपिद्विविधामूर्तिभेदेनभूधर ॥ वैदिकीवैदिकैःकार्यावेददीक्षासमन्वितैः ॥ ४ ॥ तंत्रोक्तदीक्षावद्भिस्तुतांत्रिकीसंश्रिताभवेत ॥ इत्थंपूजारहस्यंचनज्ञात्वाविपरीतकम् ॥ ५ ॥ करोतियोनरोमूढःसपतत्येवसर्वथा ॥ तत्रयावैदिकीप्रोक्ताप्रथमातांवदाम्यहम् ॥ ६ ॥ यन्मेसाक्षात्परंरूपंदृष्टवानसिभूधर ॥ अनंतशीर्षनयनमनंतचरणंमहत् ॥ ७ ॥ सर्वशक्तिसमायुक्तंप्रेरकंयत्परात्परम् ॥ तदेवपूजयेन्नित्यंनमेद्ध्यायेत्स्मरेदपि ॥ ८ ॥ इत्येतत्प्रथमाचायाःस्वरूपंकथितंनग ॥ शांतः समाहितमनादंभाहंकारवर्जितः ॥ ९ ॥ तत्परोभवतद्याजीतदेवशरणंव्रज ॥ तदेवचेतसापश्यजपध्यायस्वसर्वदा ॥ १० ॥ अनन्ययाप्रेमयुक्तभक्त्यामद्भावमाश्रितः ॥ यज्ञैर्यजतपोदानैर्मासेवपरितोषय ॥ ११ ॥ इत्थंममाऽनुग्रहतोमोक्ष्यसेभवबंधनात् ॥ मत्परायेमदासक्तचित्ताभक्तवरासताः ॥ १२ ॥ प्रतिजानेभवादस्मादुद्धराम्यचिरेणतु ॥ ध्यानेनकर्मयुक्तेनभक्तिज्ञानेनवापुनः ॥ १३ ॥

चरण हैं ॥ ७ ॥ जो सब शक्तिसे युक्त प्रेरक परात्पर है उसीका निरन्तर पूजन करै, उसीको नमस्कार ध्यान और स्मरण करै ॥ ८ ॥ हे नगराज ! यही प्रथम वैदिकी पूजाका स्वरूप है. यह पूजा शान्त, सावधानतन, दंभ अहंकारहीन होकर करनी चाहिये ॥ ९ ॥ उसीमें तत्पर उसीका यजन और उसीकी शरण हो उसीको चित्तसे देखकर सदा जप ध्यान करो ॥ १० ॥ अनन्यप्रेमभक्तिसे मेरे भावको आश्रित हो यज्ञोंसे मेरा यजन और तप दानसे मुझ विराट्रूपकोही सन्तुष्ट करो ॥ ११ ॥ इसप्रकार करते हुए मेरे अनुग्रहसे संसारबंधनसे मुक्त होगे मुझमें तत्पर और मुझमें आसक्त चित्त भक्तश्रेष्ठ कहे हैं ॥ १२ ॥ यह मेरी प्रतिज्ञा

देवता और वेदविनाशक दैत्य है यह विभाग कल्पित हुआ है ।। २३ ।। जो वेदोक्तधर्मका अनुष्ठान नहीं करते उनकी शिक्षाके निमित्तही नरकोंकी कल्पना की है जिनकी वार्तामात्रके श्रवणसे उनको भय प्राप्त होगा ॥ २४ ॥ जो वेदधर्मको छोडकर दूसरे धर्मोंका आश्रय करते है राजाको उन अधर्मियोंको अपने देशसे निकलवा देना चाहिये ॥ २५ ॥ ब्राह्मणोको उनके साथ संभाषण न करना चाहिये और उनको ब्रह्मभोजकी पंक्तिमे ग्रहण न करना चाहिये इस लोकमें जो औरभी अनेकप्रकारके शास्त्र है ॥ २६ ॥ उनमें जो श्रुति स्मृति विरुद्ध है वे सब तामसी हैं यदि कहो कि, फिर शिवने तंत्र क्यों बनाये इसपर कहते है वाम, कापालक, कौल, भैरवागम ॥ २७॥ जो पापी होकर वेदधर्माचरण करतेहै अर्थात् जब पापियोंकी वेदधर्माचरणसे सद्गति होगी तो कर्मकी विचित्रताके अभावसे प्रपच विचित्र न होगा. इसप्रकार उनको अनेक फल दिखा कर उनकी प्रवृत्तिको मोहितकर वेदसे श्रद्धा च्यावित करनेको शिवजीने मोहनार्थ तंत्र निर्माण किये हैं, कारण कि, पापी होनेसे वेदका अधिकार नही रहता इससे वे पापका फल पाकर शुद्ध हों पश्चात् वेदानुसार कर्म करैं तथा दक्षके शाप, भृगुके शाप, दधीचिके शापसे जो ॥ २८॥ ब्राह्मण वेदसे बहिष्कृत हुए हैं उन ब्राह्मणोको सोपानक्रमसे जन्मान्तरमें वेदाधिकारप्राप्तिके निमित्त कुछ परमेश्वरकी उपासना वक्तव्य है यह विचारकर ॥२९॥ शैव, वैष्णव, सौर, शाक्त,गाणपत्य यह पांचप्रकारके आगम शंकरने निर्माण किये ॥ ३०॥ इनमें किसी किसी अंशमें वेदानुकूल और कहीं वेदके विरुद्धभी कहा है इनमें वैदिकोंको वेदानुकूल अंशग्रहणमें दोष नहीं है. कारण कि,वायुसंहितामे लिखा है श्रौत अश्रौत भेदसे शिवागम दोप्रकारका है श्रौत वेदका सार और अश्रौत स्वतंत्र है, वैदिकोको श्रौतअंश ग्रहणकरना कहा है ॥ ३१ ॥

येनकुर्वतितद्धर्मतच्छिक्षार्थमयासदा ॥ संपादितास्तुनरकास्त्रासोयच्छ्रवणाद्भवेत् ॥ २४ ॥ योवेदधर्ममुज्झित्यधर्ममन्यंसमाश्रयेत् ॥ राजाप्रवासयेद्देशान्निजादेतानधर्मिणः ॥ २५ ॥ ब्राह्मणैर्नचसंभाष्याःपंक्तिग्राह्यानचद्विजैः ॥ अन्यानियानिशास्त्राणिलोकेस्मिन्विविधानिच॥२६॥ श्रुतिस्मृतिविरुद्धानितामसान्येवसर्वशः॥ वामंकापालकंचैवकौलकंभैरवागमः ॥ २७ ॥ शिवेनमोहनार्थायप्रणीतोनान्यहेतुकः ॥ दक्षशापाद्भृगोःशापाद्दधीचस्यचशापतः ॥ २८ ॥ दग्धायेब्राह्मणवरावेदमार्गबहिष्कृताः ॥ तेषामुद्धरणार्थायसोपानक्रमतःसदा ॥ २९ ॥ शैवाश्चवैष्णवाश्चैवसौराःशाक्तास्तथैवच ॥ गाणपत्याआगमाश्चप्रणीताःशंकरेणतु ॥ ३० ॥ तत्रवेदाविरुद्धांशोप्युक्तएवक्वचित्क्वचित् ॥ वैदिकैस्तद्ग्रहेदोषोनभवत्येवकर्हिचित् ॥ ३१ ॥

सर्वथावेदविरुद्ध अंशमे ब्राह्मण अधिकारी नहीं हैं जिनका वेदमें अधिकार नहीं है वही उस वेदविरुद्ध अंशके अधिकारी हैं ॥ ३२॥ इस कारण वैदिकद्विजाति सब प्रयत्नसे वेदका आश्रय करै. कारण कि, वेदोक्त धर्मानुष्ठानसे उत्पन्नहुआ ज्ञानही परब्रह्मका प्रकाशक है ॥ ३३॥ जो सब प्रकारकी वासना त्यागकर मेरी शरण हुए है जो सब प्राणियोमें दया करते मान और अंहकारसे वर्जित है॥ ३४॥मुझसे चित्त लगाये मुझमें प्राण अर्पण किये मेरे स्थानवर्णनमे निरत संन्यासी, वनवासी, गृहस्थी, ब्रह्मचारी ॥ ३५॥ जो सदा भक्तिसे इस विराट्स्वरूप उपासनानामक योगका अनुष्ठान करते हैं सदा भक्तिसे उपासना करते हैं उन नित्ययोगानुष्ठान करने वालोका मैं अज्ञानसे उत्पन्न हुआ अंधकार ॥ ३६॥ अपने ज्ञानरूपी सूर्यके प्रकाशसे नष्ट करदेती हूं इसमे सन्देह नहीं. हे पर्वतराज ! इसप्रकार यह मैने पहली

सर्वथावेदभिन्नार्थेनाधिकारीद्विजोभवेत् ॥ वेदाधिकारहीनस्तुभवेत्तत्राधिकारवान् ॥ ३२ ॥ तस्मात्सर्वप्रयत्नेनवैदिकोवेदमाश्रयेत् ॥ धर्मेणस हितंज्ञानंपरंब्रह्मप्रकाशयेत् ॥३३॥ सर्वैषणाःपरित्यज्यमामेवशरणंगताः ॥ सर्वभूतदयावंतोमानाहंकारवर्जिताः ॥३४॥ मच्चित्तामद्गतप्राणाम त्स्थानकथनेरताः॥ संन्यासिनोवनस्थाश्चगृहस्थाब्रह्मचारिणः॥३५॥ उपासंतेसदाभक्त्यायोगमैश्वरसंज्ञितम्॥तेषांनित्याभियुक्तानामहमज्ञान जंतमः॥३६॥ ज्ञानसूर्यप्रकाशेननाशयामिनसंशयः ॥ इत्थंवैदिकपूजायाःप्रथमायानगाधिप॥३७॥ स्वरूपमुक्तंसंक्षेपाद्द्वितीयायाअथोब्रुवे॥ मूर्तौवास्थंडिलेवापितथासूर्येंदुमंडले ॥३८॥ जलेऽथवाबाणलिंगेयंत्रेवाऽपिमहापटे॥ तथाश्रीहृदयांभोजेध्यात्वादेवींपरात्पराम्॥३९॥सगुणां करुणापूर्णांतरुणीमरुणारुणाम् ॥ सौंदर्यसारसीमांतांसर्वावयवसुंदराम् ॥४०॥ शृंगाररससंपूर्णांसदाभक्तार्तिकातराम् ॥ प्रसादसुमुखीमंबांचंद्र खंडशिखंडिनीम् ॥४१॥ पाशांकुशवराभीतिधरामानंदरूपिणीम् ॥ पूजयेदुपचारैश्चयथावित्तानुसारतः ॥४२॥ यावदांतरपूजायामधिकारोभ वेन्नहि ॥ तावद्बाह्यामिमांपूजांश्रयेज्जातेतुतांत्यजेत् ॥ ४३ ॥ आभ्यंतरातुयापूजासातुसंविल्लयःस्मृतः ॥ संविदेवपरंरूपमुपाधिरहितंमम॥४४॥

वैदिकपूजाका ॥ ३७॥स्वरूप संक्षेपसे कहा.अब करचरणादिविशिष्ट मूर्तिपूजा दूसरी कहती हूं मूर्तिमे स्वच्छ भूमिमें सूर्यमंडल, चन्द्रमंडल॥ ३८॥ जल बाण लिंग यंत्र,वस्त्र,हृदयकमलमें परात्परा जगदम्बिका देवीका ध्यान करै॥ ३९॥जो सगुण अर्थात् सत्वादिगुणसम्पन्न करुणारसपरिपूर्ण युवती अरुणवर्ण सुन्दरताके सारकी सीमा सर्वांगसुन्दरी॥ ४०॥शृंगाररसमें परिपूर्ण भक्तोंके दुःख देखतेही कातरहोनेवाली प्रसादसे सुमुखी,अम्बा अर्धचन्द्रसे शोभितशिरवाली॥ ४१॥चारों हाथों मे पाश,अंकुश,वर और अभय धारण किये,आनंदरूपिणीका वित्तके अनुसार षोडश उपचारसे पूजन करै॥ ४२॥जबतक आभ्यन्तर पूजामें अधिकार न हो तब तक, इसीप्रकार पूजाकरता रहै.जब आभ्यन्तरपूजाका अधिकार होजाय तो इच्छासे बाह्यपूजा छोडदे ॥ ४३ ॥ उपाधिरहित संवित् वा ब्रह्मही मेरा स्वरूप है. इस

संवित् स्वरूपमे चित्तके लीन करनेकोही आभ्यन्तरपूजा कहते हैं ॥ ४४ ॥ इसकारण मेरे संवितूरूपमें एकान्तभावसे चित्त स्थापन करै. कारण कि, संवित् वा ब्रह्मके अतिरिक्त अन्य समस्त जगत् मायामय मिथ्या है ॥४५॥ इसकारण संसार नाशके निमित्त आत्मस्वरूपिणी सर्वसाक्षिणी मेरी निर्विकल्प भक्तियोगयुक्त चित्तसे भावना करै ॥ ४६ ॥ इसके आगे बाह्यपूजाका विस्तार कहती हूं, हे पर्वतसत्तम ! तुम सावधान मनसे सुनो ॥ ४७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायामेकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ३९ ॥ श्रीदेवी बोलीं हे पर्वतराज ! साधक प्रभातही उठकर मस्तकके ब्रह्मरन्ध्रमें स्थित कर्पूरवर्णके समान उज्ज्वल सहस्रार कमलका स्मरण कर उसमे अपने अनुरूप गुरुके समान आकार स्मरण करै ॥१॥ जो प्रसन्नतायुक्त उत्तम वेषसे भूषित भूषणोंसे सम्पन्न शक्ति

अतःसंविदिमद्रूपेचेतःस्थाप्यंनिराश्रयम् ॥ संविद्रूपातिरिक्तंतुमिथ्यामायामयंजगत् ॥ ४५ ॥ अतःसंसारनाशायसाक्षिणीमात्मरूपिणीम् ॥ भावयेन्निर्मनस्केनयोगयुक्तेनचेतसा ॥ ४६ ॥ अतःपरंबाह्यपूजाविस्तारःकथ्यतेमया ॥ सावधानेनमनसाशृणुपर्वतसत्तम ॥ ४७ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणे सप्तमस्कन्धे देवीगीतायामेकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ३९ ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ प्रातरुत्थायशिरसिसंस्मरेत्पद्ममुज्ज्वलम् ॥ कर्पूराभंस्मरेत्तत्रश्रीगुरुंनिजरूपिणम् ॥ १ ॥ सुप्रसन्नंलसद्भूषाभूषितंशक्तिसंयुतम् ॥ नमस्कृत्यततोदेवींकुंडलींसंस्मरेद्बुधः ॥ २ ॥ प्रकाशमानांप्रथमेप्रमाणेप्रतिप्रमाणेऽप्यमृतायमानाम् ॥ अंतःपदव्यामनुसंचरंतीमानंदरूपामबलांप्रपद्ये ॥ ३ ॥ ध्यात्वैवंतच्छिखामध्येसच्चिदानंदरूपिणीम् ॥ मांध्यायेदथशौचादिक्रियाःसर्वाःसमापयेत् ॥ ४ ॥ अग्निहोत्रंततोहुत्वामत्प्रीत्यर्थंद्विजोत्तमः ॥ होमांतेस्वासनेस्थित्वापूजासंकल्पमाचरेत् ॥ ५ ॥

पत्नीसहित है इसप्रकार पत्नीसहित गुरुका ध्यान करके देवी कुंडलिनीका ध्यान करे ॥ २॥ जो मूलाधारसे ब्रह्मरन्ध्रमें गमन करनेके समय प्रकाशमान अर्थात् चैतन्यरूपमें भासमान है और ब्रह्मरंध्रसे मूलाधारमे गमनकरनेके निमित्त आनन्दामृतमयी है, जो इसप्रकार सुषुम्ना पंथमे गमनागमनशील है उस पराशक्ति आनन्दरूपिणी कुंडलिनीकी मै शरण होता हूं ॥ ३ ॥ इसप्रकार ध्यान कर मूलाधारमे स्थित चैतन्यरूप अग्निकी कुंडलिनीरूप शिखाके भीतर मुझ सच्चिदानन्दरूपिणीका ध्यान करै फिर शौच संध्यावन्दनादि सब कार्य करै ॥ ४ ॥ फिर वह द्विजोत्तम मेरी प्रीतिके निमित्त अग्निहोत्र करके होमान्तमे आसनपर आकर पूजाका संकल्प करै ॥ ५ ॥

वामातृकान्यासमेवच ॥ हृल्लेखामातृकान्यासंनित्यमेवसमाचरेत् ॥ ६ ॥ मूलाधारेहकारंचहृदयेचरकारकम् ॥ भ्रूमध्येतद्व
स्तकेन्यसेत् ॥ ७ ॥तत्तन्मंत्रोदितानन्यान्न्यासान्सर्वान्समाचरेत् ॥ कल्पयेत्स्वात्मनोदेहेपीठंधर्मादिभिःपुनः ॥ ८ ॥ ततो
प्राणायामैर्विजृंभिते ॥ हृदंभोजेममस्थानेपञ्चप्रेतासनेबुधः ॥ ९ ॥ ब्रह्माविष्णुश्चरुद्रश्चईश्वरश्चसदाशिवः ॥ एतेपंचमहाप्रेताः
स्थिताः ॥ १० ॥ पंचभूतात्मकाह्येतेपञ्चावस्थात्मकाअपि॥ अहंत्वव्यक्तचिद्रूपातदतीताऽस्मिसर्वथा ॥ ११ ॥ ततोविष्टरतांया
त्रिषुसर्वदा ॥ ध्यात्वैवंमानसैर्भोगैःपूजयेन्मांजपेदपि ॥ १२ ॥ जपंसमर्प्यश्रीदेव्यैततोऽर्घ्यस्थापनंचरेत् ॥ पात्रासादनंकृत्वापूजा
णशोधयेत् ॥ १३ ॥ जलेनतेनमनुनाचास्त्रमंत्रेणदेशिकः॥दिग्बंधंचपुराकृत्वागुरून्नत्वाततःपरम्॥१४॥ तदनुज्ञांसमादायबाह्यपीठेततः
म् ॥ हृदिस्थांभावितांमूर्तिममदिव्यांमनोहराम् ॥ १५ ॥

टीका

इससे पहले भूतशुद्धि और मातृकान्यास करै, मातृकान्यास हृल्लेखा अर्थात् मायाबीजद्वारा करै॥ ६॥मूलाधारमे हकार हृदयमें रकार भ्रूमध्यमें ईकार मस्तकमें ह्रींकारका न्यास करै॥ ७॥फिर प्रत्येक मंत्रमें किये न्यासोंको यथोक्त करै अपने देहमें धर्मादि पीठकल्पना कर पूजा करै॥ ८॥फिर प्राणायामद्वारा विकसित हृदय कमलरूप मेरे स्थानमे पंच प्रेतासनपर स्थित महादेवीकी चिन्तना करै ॥ ९ ॥ ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर सदाशिव यह पंचप्रेत कहे जाते हैं यह मेरे पादमूलमें सदा स्थित रहते हैं. यह पृथ्वी, अप, तेज, वायु,आकाश इन पांच महाभूतोंके और जाग्रत,स्वप्न, सुषुप्ति, तुरीय, अतीत इन पांचों अवस्थाओंके अधिपति हैं और मैं पंचभूत तुरीय और अतीत अवस्थासे भी परे ब्रह्मरूपिणी हूं ॥ १० ॥ ११ ॥इसीकारण यह मेरे आसनको प्राप्त हुए है यह शक्तितंत्रमें प्रसिद्ध है.इसप्रकार मेरा ध्यानकर मानस उपचारसे मेरा पूजन और जप करे॥ १२॥जपका फल श्रीदेवीको समर्पण कर फिर अर्घ्य स्थापन करै फिर अर्घ्यपात्रादिको स्थापन करके पूजाके द्रव्योंकी शुद्धि करै ॥ १३॥ १धक मूलमंत्र वा फट् इस मंत्रसे अभिमंत्रित किये जलसे सब पूजाद्रव्य शुद्ध करै दिग्बंधकर गुरुओंको प्रणामपूर्वक ॥ १४ ॥ उनकी आज्ञाको ले पूर्वोक्त यंत्रादि

१ उस पीठपर अनन्ताय नमः । पद्माय नमः । अं सूर्यमंडलाय नमः । स सत्वाय नमः । र रजसे नमः । त तमसे नमः । पूर्वादिदिशाओंमें आ आत्मने नमः । अ अन्तरात्मने नमः । प परात्मने नमः । ह्रीं ज्ञानात्मने नमः । फिर पद्मके पूर्वादिदलमें जयायै नमः । विजयायै नमः । अपराजितायै नमः । नित्यायै नमः । विलासिन्यै नमः । दोग्ध्र्यै नमः । अघोराय नमः । मध्ये मङ्गलायै नमः । यह क्तिकी पूजा शारदामें है ।

द्वारा बाह्यपीठमे भावना कीहुई हृदयमें स्थित मेरी मनोहर मूर्त्तिको ॥ १५॥ प्राण स्थापन मंत्रद्वारा आवाहन करै, फिर भक्तिपूर्व आसन, आवाहन, पाद्य, अर्घ्य, आचमन ॥ १६ ॥ स्नान, दोवस्त्र, भूषण और गंध पुष्पयथायोग्य भक्तिसे देवीके निमित्त प्रदान करै॥ १७॥ फिर भलीप्रकार यंत्रस्थ आवरण देवताकी पूजा करै. यदि प्रतिदिन आवरण देवताकी पूजा न करसके तो शुक्रवारको करै ॥ १८ ॥ आवरण देवताको मूलदेवीका प्रभारूप जानना चाहिये और त्रिलोकीको उस की प्रभामंडलसे व्याप्त चिन्तन करै ॥ १९ ॥ इसप्रकार आवरण देवताओंको यथास्थानमें ध्यान और पूजादि करके फिर स्मरण सायुध शक्तिसम्पन्न श्रीभुवने श्वरीकी सुगन्ध गन्धादि सुगंधित पुष्प ॥ २० ॥ नैवेद्य, तर्पण, ताम्बूल, और दक्षिणादि उपचारसे पूजा करै और हे हिमालय तुम्हारे किये सहस्रनामसे मुझको सन्तुष्ट करै ॥ २१ ॥ तंत्रादिप्रोक्त कवच और ''अहं रुद्रेभिः'' यह सूक्त और भुवनेश्वरीउपनिषद्में ''सर्वे वैदेवा देवीमुपतस्थुः'' हृल्लेखा उपनिषदस्थ मंत्र॥ २२॥ तथा महाविद्याके महामंत्रोसे वारंवार देवीको संतुष्ट करै और प्रेमसे आर्द्र हृदय होकर देवीसे अपना अपराध क्षमा करावै ॥ २३॥ पुलकित अंग होकर प्रेमाश्रुसे परिपूर्ण नेत्र हो गद्गद वचनसे नृत्यगीतादिद्वारा मुझको वारंवार सन्तुष्ट करै ॥ २४ ॥ कारण कि, समस्त वेद और पुराणोंकी प्रतिपाद्य वस्तु मैहूं. इसकारण वेदा ध्ययन और पुराणोके पाठद्वारा मुझे सन्तुष्ट करै ॥ २५ ॥

आवाहयेत्ततःपीठेप्राणस्थापनविद्यया ॥ आसनावाहनेचाऽर्घ्यपाद्याद्याचमनंतथा ॥ १६ ॥ स्नानंवासोद्वयंचैवभूषणानिचसर्वशः ॥ गंधपुष्पंयथायोग्यंदत्त्वादेव्यैस्वभक्तितः ॥ १७ ॥ यन्त्रस्थानामावृतीनांपूजनंसम्यगाचरेत् ॥ प्रतिवारमशक्तानशुक्रवारोनियम्यते ॥ १८ ॥ मूलदेवीप्रभारूपाःस्मर्तव्याअंगदेवताः ॥ तत्प्रभापटलव्याप्तंत्रैलोक्यंचविचिंतयेत् ॥ १९ ॥ पुनरावृत्तिसहितांमूलदेवींचपूजयेत् ॥ गंधादिभिःसुगंधैस्तुतथापुष्पैःसुवासितैः ॥ २० ॥ नैवेद्यैस्तर्पणैश्चैवतांबूलैर्दक्षिणादिभिः ॥ तोषयेन्मांत्वत्कृतेननाम्नांसाहस्रकेणच ॥ २१ ॥ कवचेनचसूक्तेनाऽहंरुद्रेभिरितिप्रभो ॥ देव्यथर्वशिरोमंत्रैर्हृल्लेखोपनिषद्भवैः ॥ २२ ॥ महाविद्यामहामंत्रैस्तोषयेन्मांमुहुर्मुहुः ॥ क्षमापयेज्जगद्धात्रींप्रेमार्द्रहृदयोनरः ॥ २३ ॥ पुलकांकितसर्वांगैर्बाष्परुद्धाक्षिनिःस्वनः ॥ नृत्यगीतादिघोषेणतोषयेन्मांमुहुर्मुहुः ॥ २४ ॥ वेदपारायणैश्चैवपुराणैःसकलैरपि ॥ प्रतिपाद्यायतोऽहं वैतस्मात्तैस्तोषयेत्तुमाम् ॥ २५ ॥

१ यह स्तोत्र कूर्मपुराणके बारहवे अध्यायमें है ।

॥ ११ ॥ वे कभी दुःखदायक कर्म नहीं करते यही सनातनी संसारमर्यादा प्रतिष्ठित है दोनों धर्मके पुत्र हरिके अंश, सर्वज्ञ और सर्व सम्पदासे विभूषित थे॥ ॥ १२ ॥
तो वे दुःखकर और धर्मनाशक संग्राममें क्यों प्रवृत्त हुए थे? हे महर्षे! इस संसारमें मूर्ख मनुष्यभी ऐसे सुख और आनंदजनक तथा सर्वफलदायक तपस्या और समाधि
छोड़कर ॥ १३ ॥ दारुण दुःखदायक युद्धकी कामना नहीं करते, मैंने सुना है कि पृथ्वीपति ययाति स्वर्गसे च्युत हुएथे॥ १४ ॥ यह यज्ञ दान और धर्मनिरत राजा
होकरभी अहंकारजनित पापके कारण स्वर्गसे परिच्युत हो पृथ्वीमें गिरे थे ॥ १५ ॥ मैं अश्वमेधादि यज्ञका अनुष्ठान कर्ता हूं इत्यादि अहंकार सूचक शब्दके उच्चारण
करतेही वज्रपाणि इन्द्रने उसको पतित किया था, अतएव अहंकारके विना युद्ध उपस्थित नहीं होता यही स्थिर निश्चय है॥ १६ ॥ हे मुने ! मुनियोंको देह बल
नहीं है अतएव उनको तपोबलसेही युद्ध करना होता है, सुतरां मुनियोंके युद्ध करनेसे तपनाशके अतिरिक्त और उससे क्या फल होसक्ता है ? व्यासजी बोले

नदुःखदानिधर्मज्ञस्थितिरेषासनातनी॥ धर्मपुत्रौहरेरंशौसर्वज्ञौसर्वभूषितौ ॥ १२ ॥ कृतवंतौकथंयुद्धंदुःखंधर्मविनाशकम् ॥ त्यक्त्वाततःसमाधी
तंसुखारामंमहत्फलम् ॥ १३ ॥ संयुगंदारुणंकृष्णनैवमूर्खोऽपिवांछति॥ श्रुतोमयाययातिस्तुच्युतःस्वर्गान्महीपतिः॥ १४ ॥ अहंकारभवात्पापात्पा
तितःपृथिवीतले ॥ यज्ञकृद्दानकर्ताचधार्मिकःपृथिवीपतिः ॥ १५ ॥ शब्दोच्चारणमात्रेणपातितोवज्रपाणिना ॥ अहंकारमृतेयुद्धंनभवत्येवनिश्च
यः ॥ १६ ॥ किंफलंतस्ययुद्धस्यमुनेःपुण्यविनाशनम् ॥ व्यासउवाच॥ राजन्संसारमूलंहित्रिविधःपरिकीर्तितः॥ १७ ॥ अहंकारस्तुसर्वज्ञैर्मुनिभिर्ध
र्मनिश्चये ॥ सकथंमुनिनात्युक्तंयोग्योदेहभृताकिल॥ १८ ॥ कारणेनविनाकार्यनभवत्येवनिश्चयः ॥ तपोदानंतथायज्ञाःसात्त्विकात्प्रभवंतिते ॥
॥ १९ ॥ राजसाद्धामहाभागतामसात्कलहस्तथा ॥ क्रियास्वल्पाऽपिराजेंद्रनाऽहंकारंविनाक्वचित् ॥ २० ॥ शुभावाऽप्यशुभावाऽपिप्रभवत्यपि
निश्चयः ॥ अहंकाराद्बंधकारीनान्योऽस्तिजगतीतले॥ २१ ॥ तेनेदंरचितंविश्वंकथंतद्रहितंभवेत्॥ ब्रह्मारुद्रस्तथाविष्णुरहंकारयुतास्त्वमी॥ २२ ॥

हे राजन् ! संसारका मूल तीन प्रकारका है ॥ १७ ॥ धर्ममें निश्चित मति सर्वज्ञमुनिगण सात्त्विक राजस और तामस इन त्रिविध अहंकारको ही संसारका कारण
कहते हैं इस कारण मुनिगण देहधारी होकर उस अहंकारको परित्याग करनेमें किसप्रकार समर्थ हों॥ १८ ॥ कारणके विना कार्यकी उत्पत्ति नहीं होती. यह स्थिर निश्चय
जानना चाहिये. हे महाभाग! सात्विक अहंकारसे तपस्या दान और यज्ञ॥ १९ ॥ तथा राजस वा तामस अहंकारसे कलहकी उत्पत्ति होती है. हे राजेन्द्र ! अहंकारके विना
इस संपूर्ण ब्रह्माण्डके किसी स्थानमें स्वल्पमात्रभी क्रिया उत्पन्न नहीं होती॥ २० ॥ शुभ हो, वा अशुभ हो अहंकारसेही वह उत्पन्न होती है, यह स्थिर निश्चय जानना
चाहिये. इस जगत्में अहंकारके अतिरिक्त दूसरी कोईभी बंधनकारक वस्तु नहीं है॥ २१ ॥ अहंकारसेही यह विश्व रचागया है, अतएव ये किसप्रकार अहंकार रहित

होसक्ते है ? हे राजन् ! जब ब्रह्मा विष्णु और रुद्र यह भी अहंकारयुक्त हैं ॥ २२ ॥ तब इनके सिवाय सामान्य मुनिगण जो अहंकारयुक्त हों तो फिर इस विषयमे बातही क्या है ? अहंकारसे आवृत होकर यह चराचर विश्व भ्रमण करता हैं ॥२३॥ पुनर्जन्म और पुनर्मृत्यु इत्यादि सबही कर्मवशतःहोतीहै, हे महीन्द्र ! देवता, तिर्यक् और मनुष्यगण इस संसारमें ॥ २४ ॥ रथके पहियोंके समान सदाही भ्रमण करते हैं इस विस्तीर्ण संसारके मध्य—उत्तम मध्यम और अधम योनियोंमें भगवान् विष्णुके अवतारोंकी संख्या कौन जान सक्ता है ? साक्षात् नारायणहरिने मत्स्य कूर्म अवतार धारण किया ॥२५॥२६॥शूकर नृसिंह और वामनदेहका आश्रय कियाथा वासुदेव जगन्नाथ जनार्दन युगयुगमे॥२७॥ब्रह्मासे प्रेरित हो असंख्य रूपोंसे अवतीर्ण होते रहतेहैं; हे महाराज! वैवस्वतनामक सातवें मन्वतरतरमें

अन्येषांचैवकावार्तामुनीनांवसुधाधिप ॥ अहंकाराऽऽवृतंविश्वंभ्रमतीदंचराचरम् ॥२३॥ पुनर्जन्मपुनर्मृत्युःसर्वंकर्मवशाऽनुगम् ॥ देवतिर्यङ्मनुष्याणांसंसारेऽस्मिन्महीपते ॥२४॥ रथांगवदसर्वार्थंभ्रमणंसर्वदास्मृतम् ॥ विष्णोरप्यवताराणांसंख्यांजानातिकःपुमान् ॥ २५ ॥ वितते ऽस्मिंस्तुसंसारउत्तमाधमयोनिषु ॥ नारायणोहरिः साक्षान्मात्स्यंवपुरुपाश्रितः ॥ २६ ॥ कामठंसौकरंचैवनारसिंहंचवामनम् ॥ युगेयुगेजगन्नाथोवासुदेवोजनार्दनः ॥ २७ ॥ अवतारानसंख्यातान्करोतिविधियंत्रितः ॥ वैवस्वतेमहाराजसप्तमेभगवान्हरिः ॥ २८ ॥ मन्वंतरेऽवतारान्वैचक्रेताञ्छृणुतत्त्वतः ॥ भृगुशापान्महाराजविष्णुर्देववरःप्रभुः ॥ २९ ॥ अवताराननेकांस्तुकृतवानखिलेश्वरः ॥ राजोवाच ॥ संदेहोऽयंमहाभागहृदयेमसजायते ॥ ३० ॥ भृगुणाभगवान्विष्णुःकथंशप्तःपितामह ॥ हरिणाचमुनेस्तस्यविप्रियंकिंकृतंमुने ॥ ३१ ॥ यद्रोपाद्भृगुणाशप्तोविष्णुर्देवनमस्कृतः ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिभृगोःशापस्यकारणम् ॥ ३२ ॥ पुराकश्यपदायादोहिरण्यकशिपुर्नृपः ॥ यदातदासुरैःसार्धंकृतंसख्यंपरस्परम् ॥ ३३ ॥ कृतेसंख्येजगत्सर्वंव्याकुलंसमजायत ॥ हतेतस्मिन्नृपेराजाप्रह्लादःसमजायत ॥ ३४ ॥

भगवान् हरिके॥२८॥जो सब अवतार हुएथे वह सब यथातत्व सुनो हे राजेन्द्र ! देवताओंमें श्रेष्ठ ईश्वर विभु विष्णु भृगुके शापसे अनेकबार पृथ्वीमें अवतीर्ण हुए थे ॥ २९ ॥ इसप्रकार उन्होंने अनेक अवतार धारण किये, राजाने कहा हे महाभाग! मेरे हृदयमें और एक महासंशय उत्पन्नहुआ ॥३०॥ भगवान् भृगुने विष्णुको किस कारण शाप दिया था ? हे मुने ! भगवान् हरिने उनका क्या अनिष्ट किया था ॥ ३१ ॥ जिससे देवतागणोंके नमस्कार करने योग्य जनार्दन विष्णु भगवान् भृगुसे शापित हुए थे। व्यासजी बोले हे राजन् ! भृगुके शाप देनेका कारण कहता हूं सुनो ॥ ३२ ॥ पूर्वकालमें कश्यपका पुत्र राजा हिरण्यकशिपु जबतब देवताओंसे संग्राम करता ॥ ३३ ॥ इसप्रकार सदा संग्रामसे सब जगत् व्याकुल हो उठा था तदुपरान्त दैत्यपतिके नृसिंहद्वारा मारे जानेपर शत्रु

तापन प्रह्लाद राजाहोकर॥ ३४॥ पितृशत्रुदेवताओंको पीडितकरनेलगा तिसकाल देवराज और दैत्यराजका संग्राम॥ ३५॥ सौवर्षपर्यन्त लोकोंको आश्चर्यदायक होता रहा हे राजन्! इस युद्धमें देवताओंनेही उग्रतर युद्धकरके जयलाभ कियाथा॥ ३६॥ और प्रह्लाद पराजित हुआथा तिसकाल प्रह्लाद अत्यन्त दुःखको प्राप्तहो सनातन धर्मको श्रेष्ठ जान विरोचनके पुत्र बलिको राज्य दे ॥ ३७॥ तपस्या करनेके निमित्त गंधमादनपरगया बलिभी राज्यको प्राप्तहो देवताओंसे वैर करनेलगा ॥ ३८॥ अनन्तर परस्परमे घोरतर संग्राम होनेसे देवताओंने असुरोंको पराजित किया हे राजन्द्र ! अनन्तर अमिततेजा इन्द्रने ॥ ३९॥ विष्णुकी सहायतासे दैत्यगणोंको राज्यभ्रष्ट करनेपर पराजित दैत्यगणोंने कुलगुरु शुक्राचार्यजीकी शरणागतहो॥ ४०॥ उनसे कहा हे ब्रह्मन्! आप तपोबलसंपन्न और प्रतापवान् है, आप दैत्यगणोंकी

देवान्सपीडयामासप्रह्लादःशत्रुकर्षणः ॥ संग्रामोह्यभवद्धोरःशक्रप्रह्लादयोस्तदा ॥ ३५ ॥ पूर्णवर्षशतंराजँल्लोकविस्मयकारकम् ॥ देवैर्युद्धंकृतं चोग्रंप्रह्लादस्तुपराजितः ॥३६॥ निर्वेदंपरमंप्राप्तोज्ञात्वाधर्मसनातनम् ॥ विरोचनसुतंराज्येप्रतिष्ठाप्यबलिंनृप ॥ ३७ ॥ जगामसतपस्तप्तुं पर्वतेगंधमादने ॥ प्राप्यराज्यंबलिःश्रीमान्सुरैर्वैरंचकारह ॥३८॥ ततःपरस्परंयुद्धंजातंपरमदारुणम् ॥ ततःसुरैर्जितादैत्याइंद्रेणाऽमिततेजसा ॥ ३९ ॥ विष्णुनाचसहायेनराज्यभ्रष्टाःकृतानृप ॥ ततःपराजितादैत्याःकाव्यस्यशरणंगताः ॥ ४० ॥ किंत्वंनकुरुषेब्रह्मन्साहाय्यंनःप्रतापवान्॥स्थातुंनशक्तुमोह्यत्रप्रविशामोरसातलम् ॥ ४१॥ यदित्वंनसहायोऽसित्रातुंमंत्रविदुत्तमः ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तःसोऽब्रवीद्दैत्यान्काव्यःकारुणिकोमुनिः ॥ ४२ ॥ माभैष्टधारयिष्यामितेजसास्वेनभोःसुराः ॥ मंत्रैस्तथौषधीभिश्चसाहाय्यंवःसदैवहि ॥ ४३ ॥ करिष्यामि कृतोत्साहाभवंतुविगतज्वराः ॥ व्यासउवाच ॥ ततस्तेनिर्भयाजातादैत्याःकाव्यस्यसंश्रयात् ॥ ४४ ॥ देवैःश्रुतस्तुवृत्तांतःसर्वश्चारमुखात्किल ॥ तत्रसंमंत्र्यतेदेवाःशक्रेणचपरस्परम् ॥ ४५ ॥ मंत्रंचक्रुःसुसंविग्नाःकाव्यमंत्रप्रभावतः ॥ योद्धुंगच्छामहेतूर्णंयावन्नच्यावयंतिवै ॥ ४६ ॥

सहायता क्यो नहीं करते ? तो हमफिर पृथ्वीतलमें वासकरनेको समर्थ नहीं होसकेंगे, हमको शीघ्रही रसातलमें प्रवेश करनापडेगा॥ ४१॥ यदि मंत्रजाननेवालोंमें उत्तम आप हमारी सहायता न करोगे. व्यासजी बोले हे राजन्! दैत्यगणोंके इसप्रकार कहनेपर उन परमकरुणामय मुनिवर गुरु शुक्राचार्यने उनसे कहा॥ ४२॥ हे दैत्यगण! तुम लोग भय मत करो मैं अपने तेजसे तुम्हारी रक्षा करूंगा तथा मंत्र और औषधिसे तुम्हारी सहायता करूंगा ॥ ४३ ॥ तुम उत्साहयुक्त होकर मनसे दुःख और संताप दूर करो, व्यासजीने कहा हे राजन् ! इसके उपरान्त दैत्यगण शुक्राचार्यका आश्रय पाय निर्भय हुए ॥ ४४॥ फिर देवताओंने यह सब वृत्तान्त दूतके मुखसे जाना और इन्द्रके सहित परामर्श करके यह ॥ ४५ ॥ स्थिर किया कि, जबतक दैत्यगण शुक्राचार्यके मंत्रके प्रभावसे राज्यच्युत न करैं; तबतक हम अतिशीघ्र

उनसे युद्ध करनेको चलें॥४६॥इसप्रकार सहसा आक्रमण कर विनाश करते हुए बचे असुरोको पातालतलमें भेज देंगे. देवतागण इसप्रकार परामर्श कर अस्त्र शस्त्र
धारणपूर्वक क्रोधयुक्त हो दैत्यगणोंसे युद्ध करनेको गये ॥ ४७ ॥ और इन्द्रकी आज्ञा पाय विष्णुके सहित दैत्योंका विनाश करने लगे. इससकार जब देवताओंने
दैत्योंका वध करना आरंभ किया, तब वे भीत और त्रसित हो॥ ४८॥ "हे प्रभु ! रक्षा करो रक्षा करो" यह कहते हुए शुक्राचार्यजीकी शरणमें आये. शुक्राचार्यजीने
उन महाबलवान् दैत्योंको देवताओंसे पीडित देखकर॥ ४९॥मंत्रौषधिके प्रभाव द्वारा "भय नहीं, भय नहीं" यह वचन ऊंचे स्वरसे कहा. अनन्तर देवता शुक्राचार्य
जीको देख, असुरोंको छोड़ अपने स्थानको चलेगये ॥ ५० ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कंधे भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ ॥ छ ॥
व्यासजीने कहा हे राजन् ! जब देवतागण शुक्राचार्यजीको देख समर छोड़ चले गये, तब शुक्राचार्यजीने दानवगणोंसे कहा हे दनुजगण! पूर्वकालमें ब्रह्माजीने जो
प्रसह्यहत्वाशिष्टांस्तुपातालंप्रापयामहे ॥ दैत्याञ्जग्मुस्ततोदेवाःसरुष्टाःशस्त्रपाणयः ॥४७॥ जग्मुस्तान्विष्णुसहितादानवान्हरिणोदिताः ॥ व
ध्यमानास्तुतेदैत्याःसंत्रस्ताभयपीडिताः॥४८॥ काव्यस्यशरणंजग्मूरक्षरक्षेतिचाऽब्रुवन् ॥ ताञ्छुक्रःपीडितान्दृष्ट्वादेवैर्दैत्यान्महाबलान्॥४९॥
माभैष्टेतिवचःप्राहमंत्रौषधबलाद्विभुः॥ दृष्ट्वाकाव्यंसुराःसर्वेत्यक्त्वातान्प्रययुःकिल॥५०॥ इतिश्रीदे०म०चतुर्थस्कंधेदशमोऽध्यायः ॥१०॥
॥ व्यासउवाच ॥ तथागतेषुदेवेषुकाव्यस्तान्प्रत्युवाचह ॥ ब्रह्मणापूर्वमुक्तंयच्छृणुध्वंदानवोत्तमाः ॥ १ ॥ विष्णुर्दैत्यवधेयुक्तोहनिष्यतिजना
र्दनः ॥ वाराहरूपंसंस्थायहिरण्याक्षोयथाहतः ॥ २ ॥ यथानृसिंहरूपेणहिरण्यकशिपुर्हतः ॥ तथासर्वान्कृतोत्साहोहनिष्यतिनचाऽन्यथा ॥
॥ ३ ॥ नमेमंत्रबलंसम्यक्प्रतिभातियथाहरिम् ॥ जेतुंयूयंसमर्थाःस्ममयात्राताःसुरानथ ॥ ४ ॥ तस्मात्कालंप्रतीक्षध्वंकियंतंदानवोत्तमाः ॥
अहमद्यमहादेवंमंत्रार्थंप्रव्रजामिवै ॥ ५ ॥ प्राप्यमंत्रान्महादेवादागमिष्यामिसांप्रतम् ॥ युष्मभ्यंतान्प्रदास्यामियथार्थंदानवोत्तमाः ॥ ६ ॥
कहा है, वह मैं तुमसे कहता हूं सुनो॥ १॥जनार्दन विष्णु दैत्योंके मारनेमें नियुक्त होकर संपूर्ण दैत्यगणोंकाही विनाश करेंगे, इसमें संदेह नहीं. पूर्वमें उन्होंने वराह
रूप धारण कर असुरश्रेष्ठ हिरण्याक्षको संहार किया था ॥ २ ॥ नृसिंहमूर्ति धारण करके हिरण्यकशिपुका जिसप्रकार वध किया था, इस समय वैसेही उत्साहयुक्त
हो सब दैत्यगणोंका विनाश करेंगे, इसमें संदेह नहीं ॥ ३ ॥ इस समय मेरे मंत्रका बल हरिके निकट भलीभांति फलदायक नहीं होगा। और जब मैं तुम्हारी रक्षा कर
लूंगा फिर तुम देवताओंके जीतनेमें समर्थ होगे ॥ ४ ॥ अतएव हे दानवोत्तमो ! कुछ कालतक प्रतीक्षा करो मैं अभी मंत्रप्राप्तिके लिये महादेवजीके निकट जाता हूं
॥ ५ ॥ अनन्तर फिर मैं उस स्थानसे मंत्र प्राप्त करके शीघ्रही लौटता हूं, हे दानवोत्तम ! मैं उस मंत्रके बलसे तुम्हारी भलीभांति रक्षा करूंगा ॥ ६ ॥

दैत्यगणोंने कहा हे मुनिवर ! हम पराजित और दुर्बल होगये है इस समय हम पृथ्वीमें कैसे रह सक्ते हैं? उतने कालतक प्रतीक्षा करनेमें किसप्रकार समर्थ होंगे? ॥७॥ हममें जो महाबलशाली थे वे सभी निहत होगये है, हम इस समय थोड़ेसे दानव शेष है, ऐसी अवस्थामें हमारा समरमे रहना युक्तिसंगत आर शुभकर बोध नहीं होता ॥ ८ ॥ शुक्राचार्यजीने कहा मैं श्रीमहादेवजीके निकटसे मंत्रविद्या ग्रहण करके जबतक न आऊं, तबतक तुम शान्तियुक्त और तपस्यामे नियुक्त होकर अवस्थिति करो ॥ ९ ॥ पण्डितगणोने कहा है कि, वीरगण साम, दान, भेद और दंड, इन चार प्रकारके उपायोंके अनुसार देश, काल, बल और सामर्थ्यका विचारकर प्रयोग करैं ॥ १० ॥ कल्याणकी कामना करनेवाले पुरुषगण समयकी गतिके अनुसार शत्रुओंकी

दैत्याऊचुः ॥ पराजिताःकथंस्थातुंपृथिव्यांमुनिसत्तम॥शक्ताभवामोप्यबलास्तावत्कालंप्रतीक्षितुम् ॥७॥ निहताबलिनःसर्वेकेचिच्छिष्टाश्चदानवाः ॥ नाऽद्ययुक्ताश्चसंग्रामेस्थातुमेवंसुखावहाः ॥ ८ ॥ शुक्रउवाच ॥ यावदहंमंत्रविद्यामानयिष्यामिशंकरात् ॥ तावद्भवद्भिःस्थातव्यंतपोयुक्तैःशमान्वितैः ॥ ९ ॥ समदानादयःप्रोक्ताविद्वद्भिःसमयोचिताः ॥ देशंकालंबलंवीरैर्ज्ञात्वाशक्तिबलंबुधैः ॥ १० ॥ सेवाऽथसमयेकार्याशत्रूणांशुभकाम्यया ॥ स्वशक्त्युपचयेकालेहंतव्यास्तेमनीषिभिः ॥ ११ ॥ तदद्यविनयंकृत्वासामपूर्वंछलेनवै ॥ तिष्ठध्वंस्वनिकेतेषुमदागमनकांक्षया ॥ १२ ॥ प्राप्यमंत्रान्महादेवादागमिष्यामिदानवाः ॥ युध्यामहेपुनर्देवान्मांत्रमास्थायवैबलम् ॥ १३ ॥ इत्युक्ताऽथभृगुस्तेभ्योजगामकृतनिश्चयः ॥ महादेवंमहाराजमंत्रार्थमुनिसत्तमः ॥ १४ ॥ दानवाःप्रेषयामासुःप्रह्लादंसुरसन्निधौ ॥ सत्यवादिनमव्यग्रंसुराणांप्रत्ययप्रदम् ॥ १५ ॥ प्रह्लादस्तुसुरान्प्राहप्रश्रयावनतोनृपः ॥ असुरैःसहितस्तत्रवचनंनम्रतायुतम् ॥ १६ ॥

भी सेवा करै, किन्तु जब देखें कि, अपनी शक्ति सम्यक्प्रकारसे बढ गई है, तब शत्रुओका विनाश करनेकी चेष्टा करैं ॥ ११ ॥ अतएव इस समय विनयसहित छल प्रकाशपूर्वक साम अवलम्बन करके मेरे आनेकी प्रतीक्षा कर अपने घरमे रहो ॥ १२ ॥ हे दानवगण ! जब महादेवजीसे मंत्रग्रहण करके आऊं तब मंत्रके बलसे युक्त होकर पुनर्वार देवताओसे युद्ध आरंभ करो ॥१३॥ हे राजन् ! शुक्राचार्यजी इस प्रकार कहकर मंत्र लानेमे कृतनिश्चय हो महादेवजीके निकट गये ॥ १४ ॥ इधर दानवगणोने संधि ( मेल ) करनेके लिये सत्यवादी, स्थिरचित्त, विशेष कर देवताओके विश्वास प्रद प्रह्लादको देवताओके पास भेजा ॥ १५ ॥ राजवर प्रह्लादने असुरोंके सहित विनयावनत होकर अत्यन्त विनयसे देवताओसे इस प्रकार वचन

कहे ॥ १६ ॥ हे देवताओ ! इस समय हम सबनेही अस्त्र और वर्म (कवच) का त्याग किया है, अब हम वल्कलधारण करके तपका अनुष्ठान करेंगे, यही हमारी इच्छा है ॥ १७ ॥ देवता प्रह्लादके यह सत्य वचन सुनकर युद्धसे निवृत्त हुए और संग्रामजनित दुःख सन्ताप छोडकर आनन्दित हुए ॥ १८ ॥ दैत्यगणोंके शस्त्रपरित्याग करनेपर देवता युद्धसे निवृत्त हो विश्वस्तचित्तसे घर जाय चित्तको स्थिर कर आमोद प्रमोदमें रत हुए ॥ १९ ॥ दैत्यलोगभी दंभअवलम्बन करके तपमे निरत तपस्वी हो शुक्राचार्यजीके आनेकी इच्छासे कश्यपजीके आश्रममें वास करने लगे ॥ २० ॥ इधर शुक्राचार्यजीने कैलासमे जाकर श्रीमहादेवजीको प्रणाम किया, तब महादेवजीने उनसे आनेका कारण पूँछा ॥ २१ ॥ तब शुक्राचार्यने कहा, जो मंत्र देवताओंके

न्यस्तशस्त्रावयंसर्वेनिःसन्नाहास्तथैवच ॥ देवास्तपश्चरिष्यामःसंवृतावल्कलैर्युताः ॥ १७ ॥ प्रह्लादस्यवचःश्रुत्वासत्याऽभिव्याहृतंतुतत् ॥
ततोदेवान्यवर्ततविज्वरामुदिताश्चते ॥१८॥ न्यस्तशस्त्रेषुदैत्येषुविनिवृत्तास्तदासुराः॥विश्रब्धाःस्वगृहान्गत्वाक्रीडासक्ताःसुसंस्थिताः॥१९॥
दैत्यादंभंसमालब्ध्यतापसास्तपिसंयुताः ॥ कश्यपस्याऽऽश्रमेवासंचक्रुःकाव्याऽऽगमेच्छया ॥ २० ॥ काव्योगत्वाऽथकैलासंमहादेवंप्रणम्य
च ॥ उवाच विभुनापृष्टःकिंतेकार्यमितिप्रभुः ॥ २१ ॥ मंत्रानिच्छाम्यहंदेवयेनसंतिबृहस्पतौ ॥ पराजयायदेवानामसुराणांजयायच ॥ २२ ॥
व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यसर्वज्ञःशंकरःशिवः ॥ चिंतयामासमनसाकिंकर्तव्यमतःपरम् ॥ २३ ॥ सुरेषुद्रोहबुद्ध्याऽसौमंत्रार्थमिहसां
प्रतम् ॥ प्राप्तःकाव्योगुरुस्तेषां दैत्यानांविजयायच ॥ २४ ॥ रक्षणीयामयादेवाइतिसंचिंत्यशंकरः ॥ दुष्करंव्रतमत्युग्रंतमुवाचमहेश्वरः ॥२५॥
पूर्णवर्षसहस्रंतुकणधूममवाक्छिराः ॥ यदिपास्यसिभद्रंतेततोमंत्रानवाप्स्यसि ॥ २६ ॥

पास नहीं है मैं देवताओंकी पराजय और असुरोंकी जीतके लिये उन्हीं सब मंत्रोको ग्रहण करनेकी इच्छा करता हूं ॥२२॥ हे राजन् ! कल्याणप्रद सर्वज्ञ महादेव जीने उनका यह वचन सुनकर मनमे विचार किया कि अब क्या करना चाहिये ॥ २३ ॥ फिर उन्होंने मनमे स्थिर किया कि दैत्यगुरु शुक्राचार्य देवताओंके प्रति विद्रोहाचरण करेंगे, इसप्रकार बुद्धियुक्त हो, असुरोंकी विजयकेलिये मेरे पास मंत्र लेनेको आये हैं ॥ २४ ॥ क्योंकि देवताओंकी रक्षा करना हमारा अत्यन्त कर्तव्य है, उन्होंने इसप्रकार विचार कर काव्यको एक कठिन व्रतके अनुष्ठान करनेका उपदेश दिया ॥ २५ ॥ कि पूरे हजार वर्षतक ऊर्ध्वपद ( ऊंचे पैर ) और

नीचेको शिर ऐसा होकर यदि कणधूम ( तुषका धुआं ) पान करसको तो तुम्हारी कामना पूर्ण होगी और उसके द्वारा मंत्रलाभ करसकोगे ॥ २६॥ शुक्राचार्य इस प्रकार सुन महादेवजीको प्रणाम कर "हे सुरेश्वर ! आप जो अनुमति देते हैं, मैं उसी प्रकार उस व्रतका अनुष्ठान करूंगा" यह कहकर उसको स्वीकार किया ॥ २७ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! शुक्राचार्य महादेवजीसे इसप्रकार स्वीकार कर मंत्रके लिये कृतनिश्चय हुए और शमगुण अवलंबन कर धूमपानमें निरत हो उस कठोरतर अत्युत्तम व्रतका अनुष्ठान करनेलगे ॥ २८॥ तदनन्तर देवतालोग शुक्राचार्यको व्रतमे निरत और दैत्यगणोंको दंभयुक्त देखकर मंत्रण ( सलाह ) में तत्पर हुए ॥ २९ ॥ हे नरेन्द्र ! देवता मनहीमनमे विचार कर जिसस्थानमे दानवप्रवरगण वास करते थे, अस्त्र शस्त्र धारणपूर्वक समरमें उद्यत हो उसी

इत्युक्तोऽसौप्रणम्येशंबाढमित्यब्रवीद्वचः ॥ व्रतंचराम्यहंदेवत्वयाऽऽज्ञप्तःसुरेश्वर ॥ २७ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वाशंकरंकाव्यश्चकारव्रतमुत्तमम् ॥ धूमपानरतःशांतोमंत्रार्थंकृतनिश्चयः ॥ २८ ॥ ततोदेवाःपरिज्ञात्वाकाव्यंव्रतरतंतदा ॥ दैत्यान्दंभरतांश्चैवबभूवुर्मंत्रतत्पराः ॥ २९ ॥ विचार्यमनसासर्वेसंग्रामायोद्यतानृप ॥ ययुर्धृतायुधास्तत्रयत्रतेदानवोत्तमाः ॥ ३० ॥ तानागतान्समीक्ष्याऽथसायुधान्दंशितांस्तथा ॥ आसंस्तेभयसंविग्नादैत्यादेवान्समंततः ॥ ३१ ॥ उत्पेतुःसहसातेवैसन्नद्धान्भयकर्शिताः ॥ अब्रुवन्वचनंतथ्यंतेदेवान्बलदर्पितान् ॥ ३२ ॥ न्यस्तशस्त्रेभयवतिआचार्येव्रतमास्थिते ॥ दत्त्वाभयंपुरादेवाःसंप्राप्तानोजिघांसया ॥ ३३ ॥ सत्यंवःक्वगतंदेवाधर्मश्चश्रुतिनोदितः ॥ न्यस्तशस्त्रानहंतव्याभीताश्चशरणंगताः ॥३४॥ देवाऊचुः ॥ भवद्भिःप्रेषितःकाव्योमंत्रार्थंकुहकेनच ॥ तपोज्ञानंहियुष्माकंतेनयुध्यामएवहि॥३५॥

स्थानमें गये ॥ ३०॥ दैत्यगण देवताओंको आयुध और कवच धारण किये चारोओरसे आया देखकर भयसे अत्यन्त उद्विग्न होगये ॥ ३१॥ वे देवताओंको सहसा अस्त्रशस्त्रोंसे सजाहुआ देखकर चकित हुए और भयसे कातर हो बलदर्पित देवताओंसे नीतिगर्भ वचन कहने लगे ॥ ३२॥ हे देवताओ ! हमने अस्त्र त्याग कियाहै, हमारे आचार्य देवव्रतमे निरत हुए हैं, और आपने पूर्वमें हमको अभय दिया है तो किस निमित्त इस समय हमको मारनेके निमित्त सुसज्जित होकर उपस्थित हुएहो ॥ ॥ ३३ ॥ हे देवतालोगो ! तुम्हारा सत्य और श्रुतिविहित धर्म कहाँ गया ? श्रुतिमे कहा कि शास्त्रत्यागी भीत और शरणागतका विनाश न करै, उस धर्मका आपने क्यो परित्याग किया ?॥ ३४॥ देवताओंने कहा तुमने मंत्रशिक्षाके निमित्त शुक्राचार्यजीको छलपूर्वक भेजा है, तुम्हारी दुष्टभावयुक्त तपस्याको हमने जानलिया

है. अतएव इस समय हम तुम्हारे संग निःसंदेह युद्ध करेंगे ॥ ३५ ॥ तुम इस समय युद्ध करनेके लिये अस्त्र शस्त्र ग्रहण करके सज्जित होओ. देखो छिद्रपाते ही
शत्रुको मारना चाहिये. यही सनातन धर्म है ॥ ३६ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! दैत्यलोग देवताओंके ये वचन सुन आपसमें विचारकर सभी भयसे विह्वल हुए
और उस स्थानसे निकलकर भागे ॥ ३७ ॥ दानवलोग डरकर शुक्राचार्यकी माताके शरणमें गये । तब शुक्रजननीने उनको भयसे अत्यन्त संतप्त देख अभय
देकर कहा ॥ ३८ ॥ तुमको भय नहीं हे दानवगणों ! तुम भयका परित्याग करो. तुम जब मेरे समीप अवस्थान करते हो तब फिर भयका विषय कुछ भी नहीं
है. निर्भय इस स्थानमें वास करो ॥ ३९ ॥ असुरगण उनका यह वचन सुनकर उद्वेगहीन हुए और आयुधरहित होकर भी उस स्थानमे भय छोड़कर वास करने

तच्छ्रुत्वावचनंदैत्याविचार्यचपर
सज्जाभवंतुयुद्धायसंरब्धाःशस्त्रपाणयः ॥ शत्रुश्छिद्रेणहंतव्यएषधर्मःसनातनः ॥ ३६ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंदैत्याविचार्यचपर
स्परम् ॥ पलायनपराःसर्वेनिर्गताभयविह्वलाः ॥ ३७ ॥ शरणंदानवाजग्मुर्भीतास्तेकाव्यमातरम् ॥ दृष्ट्वातानतिसंतप्तानभयंचददावथ ॥
॥३८॥ काव्यमातोवाच ॥ नभेतव्यंनभेतव्यंभयंत्यजतदानवाः ॥ मत्सन्निधौवर्तमानान्नभीर्भवितुमर्हति ॥ ३९ ॥ तच्छ्रुत्वावचनंदैत्याः
स्थितास्तत्रगतव्यथाः ॥ निरायुधाह्यसंभ्रांतास्तत्राऽऽश्रमवरेऽसुराः ॥ ४० ॥ देवास्तान्विद्रुतान्वीक्ष्यदानवांस्तेपदानुगाः ॥ अभिजग्मुः
प्रसह्यैतानविचार्यबलाबलम् ॥ ४१ ॥ तत्राऽऽगताःसुराःसर्वेहंतुंदैत्यान्समुद्यताः ॥ वारिताःकाव्यमात्राऽपिजघ्नुस्तानाश्रमस्थितान् ॥४२॥
हन्यमानान्सुरैर्दृष्ट्वाकाव्यमाताऽतिकोपिता ॥ उवाचसर्वान्सनिद्रांस्तपसावैकरोम्यहम् ॥४३॥ इत्युक्त्वाप्रेरितानिद्रातानागत्यपपातच ॥ सेंद्रा
निद्रावशंयातादेवामूकवदास्थिताः ॥ ४४ ॥ इंद्रंनिद्राजितंदृष्ट्वादीनंविष्णुरभाषत ॥ मांत्वंप्रविशभद्रंतेनयेत्वांचसुरोत्तम ॥ ४५ ॥

लगे ॥ ४० ॥ इधर देवतागण दानवोंको भागता देख उनके पीछे पीछे दौडे और बलाबल न विचारकर उस आश्रममे जाय दैत्योंका हनन करनेमें उद्यत हुए
॥ ४१ ॥ तब शुक्राचार्यकी माताने निवारण किया किन्तु उनके निवारण करनेपर भी देवतालोग उनका वचन न सुन आश्रमस्थित दैत्योंको हनन करने लगे
॥ ४२ ॥ देवताओंको असुरोंका वध करता देख शुक्रमाताने अत्यन्त रुष्ट होकर कहा मैं तपोबलसे अभी देवताओंको निद्रित करती हूं ॥ ४३ ॥ उसने यह कह
कर निद्राको प्रेरण किया. निद्राने जाय देवताओंको मोहित कर भूमिमें गिरा दिया. तब देवता इन्द्रके सहित निद्रामें अभिभूत होकर मूककी समान अवस्थिति
करने लगे ॥ ४४ ॥ भगवान् विष्णुने इन्द्रको निद्रासे ग्रसित और दीन देखकर कहा हे सुरोत्तम । तुम मुझमें प्रवेश करो. इसमें तुम्हारा मंगल होगा मैं तुमको

अन्यत्रलेजाऊंगा ॥ ४५ ॥ इन्द्रने इसप्रकार सुनकर विष्णुके शरीरमें प्रवेश किया तब हरिसे रक्षित हो इन्द्र निद्रारहित और निर्भय हुए ॥ ४६ ॥ देवराज इन्द्रको हरिसे रहित और व्यथारहित हुआ देखकर शुक्रमाता क्रुद्ध होकर इस प्रकार कहनेलगी ॥ ४७ ॥ हे इन्द्र ! मै आज तपोबलसे विष्णुके सहित तुमको भक्षण करूंगी सब देवतालोग यह देखे. हे इन्द्र ! तुम मेरा तपोबल इसी प्रकार जानो ॥ ४८ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! शुक्राचार्यजीकी माताके इसप्रकार कहनेपर विष्णु और इन्द्र दोनोही योगवियामें अभिभूत और स्तब्ध होकर रहे ॥ ४९ ॥ देवतागण उनको अत्यन्त अभिभूत और पीड़ित देखकर अतिशय विस्मित हुए और अत्यन्त दीनमन होकर हाहाकार करने लगे ॥ ५० ॥ शचीपति इन्द्रने देवताओंको आर्त्तनाद करताहुआ देखकर विष्णुसे कहा, हे मधुसूदन!

एवमुक्तस्ततोविष्णुंप्रविवेशपुरंदरः ॥ निर्भयोगतनिद्रश्चबभूवहरिरक्षितः ॥ ४६ ॥ रक्षितंहरिणादृष्ट्वाशक्रंतत्रगतव्यथम् ॥ काव्यमाताततःक्रुद्धा वचनंचेदमब्रवीत् ॥४७॥ मघवंस्त्वांभक्षयामिसविष्णुंवैतपोबलात्॥ पश्यतांसर्वदेवानामीदृशंमेतपोबलम्॥४८॥व्यासउवाच॥ इत्युक्तौतुतया देवौविष्णिवद्रौयोगविद्यया ॥ अभिभूतौमहात्मानौस्तब्धौतौसंबभूवतुः ॥ ४९ ॥ विस्मितास्तुतदादेवादृष्ट्वातावतिबाधितौ ॥ चक्रुःकिलकिलाशब्दंततस्तेदीनमानसाः ॥ ५० ॥ क्रोशमानान्सुरान्दृष्ट्वाविष्णुंप्राहशचीपतिः ॥ विशेषेणाऽभिभूतोऽस्मित्वत्तोऽहंमधुसूदन ॥ ५१ ॥ जह्येनांतरसाविष्णोयावन्नौनदहेत्प्रभो ॥ तपसादर्पितांदुष्टांमाविचारयमाधव॥५२॥ इत्युक्तोभगवान्विष्णुःशक्रेणप्रथितेनच ॥ चक्रंसस्मारतरसाघृणांत्यक्त्वाऽथमाधवः॥५३॥स्मृतमात्रंतुसंप्राप्तंचक्रंविष्णुवशानुगम् ॥ दधारचकरेक्रुद्धोवधार्थंशक्रनोदितः ॥५४॥ गृहीत्वातत्करेचक्रंशिरश्चिच्छेदरंहसा ॥ हतांदृष्ट्वातुतांशक्रोमुदितश्चाभवत्तदा ॥ ५५ ॥ देवाश्चाऽतीवसंतुष्टाहरिंजयजयेतिच ॥ तुष्टुवुर्मुदिताःसर्वेसंजाताविगतज्वराः॥५६॥

मै आपकी अपेक्षा विशेष अभिभूत हुआ हूं ॥ ५१ ॥ हे माधव! अब विचारका प्रयोजन नहीं है, यह तपोदर्पिता दुष्टा जबतक हमको दग्ध न करै. तबतक शीघ्र इसका विनाश करो ॥ ५२ ॥ भगवान् विष्णुने अतिपीड़ित शत्रुसे इसप्रकार अविहित होकर स्त्रीवधजनित घृणाका परित्याग करके शीघ्र सुदर्शनका स्मरण किया ॥ ५३ ॥ विष्णुका वशीभूत चक्र स्मरण करतेही उपस्थित हुआ. तब इन्द्रकी प्रेरणासे क्रोधित होकर भगवान्ने चक्रधारण किया ॥ ५४ ॥ और फिर क्रोधयुक्त हो वेगसहित निक्षेप करके शुक्राचार्यकी माताका शिर काटडाला, यह देखकर इन्द्र अतिशय आनंदित हुए ॥ ५५ ॥ देवतालोग भी संतापरहित होकर जयजय शब्दसे हरिका स्तव करने लगे ॥ ५६ ॥

इन्द्र और विष्णु तिसकाल सव क्लेशसे छूट गये. किन्तु भृगुके दारुण दुरतिक्रमणीय शापकी बात मनमें विचारकर अत्यन्त शंका करने लगे ॥ ५७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायामेकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज जन्मेजय ! अनन्तर भगवान् भृगु विष्णुका स्त्रीवध रूप दारुण पापकार्य देखकर क्रोधसे कॉपने लगे और अत्यन्त दुःखार्त होकर मधुसूदनसे बोले ॥ १ ॥ भृगु बोले हे मधुसूदन ! तुम अतिशय बुद्धिमान् हो और जानकर भी ऐसा अकार्य किया. क्या आश्चर्य है ? इस विप्रकन्याका वध एक बार मनमें धारण करनेको भी समर्थ नहीं हुआ जाता और तुमने उसको साक्षात् संपादन किया॥ २ ॥हे देव ! महर्षिगण तुमको सत्वगुणसंपन्न,ब्रह्माको रजोगुणयुक्त और शंभुको तमोगुणयुक्त कहते है.तव इस समय उसके विपरीत क्यों हुआ. ॥

इंद्राविष्णूतुसंजातौतत्क्षणाद्धृदयव्यथौ ॥ स्त्रीवधाच्छंकमानौतुभृगोःशापंदुरत्ययम् ॥ ५७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेचतुर्थस्कंधे एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ ॥ छ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ तंदृष्ट्वातुवधंघोरंचुक्रोधभगवान्भृगुः ॥ वेपमानोऽतिदुःखार्तःप्रोवाचमधुसूदनम् ॥ १ ॥ भृगुरुवाच ॥ अकृतंतेकृतंविष्णोजानन्पापंमहामते ॥ वधोऽयंविप्रजातायामनसाकर्तुमक्षमः ॥ २ ॥ आख्यातस्त्वंसत्त्वगुणः स्मृतोब्रह्माचराजसः ॥ तथाऽसौतामसःशंभुर्विपरीतंकथंस्मृतम् ॥ ३ ॥ तामसस्त्वंकथंजातःकृतंकर्मातिनिंदितम् ॥ अवध्यास्त्रीत्वयाविष्णो हताकस्मान्निरागसा ॥ ४ ॥ शपामित्वांदुराचारंकिमन्यत्प्रकरोमिते ॥ विधुरोऽहंकृतःपापत्वयाऽहंशक्रकारणात् ॥ ५ ॥ नशपेऽहंतथाशक्रंशपेत्वांमधुसूदन ॥ सदाछलपरोऽसित्वंकीटयोनिर्दुराशयः ॥ ६ ॥ येचत्वांसात्त्विकंप्राहुस्तेमूर्खामुनयःकिल ॥ तामसस्त्वंदुराचारःप्रत्यक्षंमे जनार्दन ॥ ७ ॥ अवतारामृत्युलोकेसंतुमच्छापसंभवाः ॥ प्रायोगर्भभवंदुःखंभुंक्ष्वपापाज्जनार्दन ॥ ८ ॥

॥ ३ ॥तुमने किसलिये तमोगुणयुक्त होकर अतिनिन्दित कर्म किया?हे विष्णु! स्त्रीजाति अवध्य अर्थात् मारनेयोग्य नहीं है.तो विना अपराध इस अबला नारीका क्यो विनाश किया ॥ ४ ॥ तुमने अत्यन्त निन्दित कार्यका आचरण किया है. इस समय मै तुम्हारा क्या करूं ? तुमको शाप देनाही युक्तिसंगत विचारता हूं. हे पापिष्ठ ! तुमने इन्द्रकेलिये मुझको अत्यन्त दुःखान्वित और कातर किया है ॥ ५ ॥ मै इन्द्रको शाप नहीं दूंगा. तुम सदाही कपटभाव अवलंबन और काले सर्पकी समान व्यवहार करते हो. तुम अत्यन्त दुष्टाशय हो. मैं तुमकोही शाप देता हूं॥ ६ ॥जो मुनिगण तुमको सत्वगुणसंपन्न कहते है वे अत्यन्त मूर्ख है. तुम जो अतिशय दुराचारी हो वह मैंने आज प्रत्यक्ष जाना॥ ७ ॥हे विष्णु!तुम मेरे शापसे मर्त्यलोकमे अनेकवार अवतीर्ण होकर पापकर्मका फलस्वरूप प्रायःगर्भकी यंत्रणाभोग करोगे

इसमें संदेह नहीं॥ ८॥ हे राजन्! भगवान् विष्णु उसीशापके वश धर्मनष्ट होनेसे लोकोंका हित करनेकेलिये इस मनुष्यलोकमें वारंवार अवतीर्ण होते हैं ॥ ९ ॥ जन्मेजयने कहा हे मुनिवर! तेजपुंजशाली चक्रद्वारा भृगुकी भार्याके वहां निहत होनेपर उन महात्माका पुनर्वार गार्हस्थ्य धर्म किस प्रकार संपादित हुआ था ? ॥ १० ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! कार्यविद् भृगुजीने क्रोधयुक्त हो हरिको इसप्रकार शाप दे फिर उस छिन्नमस्तकको ग्रहणपूर्वक शीघ्र देहके ऊपर लगाकर कहा॥ ११॥ हे देवि ! इस समय विष्णुने तुमको मारा है, मैं तुमको अभी जीवित करता हूं यदि मैं सब धर्मोंको जानता हूं, यदि मैं धर्मका आचरण करता हूं॥ १२॥ यदि मैं सदाही सत्य कहता हूं तौ उस धर्मके बलसे तुम जीवन लाभ करो सब देवता लोग मेरा तपोबल देखें ॥ १३॥ यदि सत्यही मेरा वेदाध्ययन और वेदज्ञान है, यदि मेरा तपोबल है तो

व्यासउवाच ॥ ततस्तेनाऽथशापेननष्टेधर्मेपुनःपुनः ॥ लोकस्यचहितार्थायजायतेमानुषेष्विह ॥ ९ ॥ राजोवाच ॥ भृगुभार्याहतातत्रचक्रेणा मिततेजसा ॥ गार्हस्थ्यंचपुनस्तस्यकथंजातंमहात्मनः ॥१०॥ व्यासउवाच ॥ इतिशप्त्वाहरिंरोषात्तदादायशिरस्त्वरन् ॥ कायेसंयोज्यतरसा भृगुःप्रोवाचकार्यवित् ॥ ११ ॥ अद्यत्वांविष्णुनादेविहतांसंजीवयाम्यहम् ॥ यदिकृत्स्नोमयाधर्मोज्ञायतेचारितोऽपिवा ॥ १२ ॥ तेनसत्येन जीवेतयदिसत्यंब्रवीम्यहम् ॥ पश्यंतुदेवताःसर्वाममतेजोबलंमहत् ॥ १३ ॥ अद्भिस्तांप्रोक्ष्यशीताभिर्जीवयामितपोबलात् ॥ सत्यंशौचंतथा वेदायदिमेतपसोबलम् ॥ १४ ॥ व्यासउवाच ॥ अद्भिःसम्प्रोक्षितादेवीसद्यःसंजीवितातदा॥ उत्थितापरमप्रीताभृगोर्भार्याशुचिस्मिता ॥१५॥ ततस्तांसर्वभूतानिदृष्ट्वासुप्तोत्थितामिव ॥ साधुसाध्विवितितंतांतुतुष्टुवुःसर्वतोदिशम् ॥ १६ ॥ एवंसंजीवितातेनभृगुणावरवर्णिनी ॥ विस्मयंपर मंजग्मुर्देवाःसेंद्राविलोक्यतत् ॥ १७ ॥ इंद्रःसुरानथोवाचमुनिनाजीवितासती ॥ काव्यस्तप्त्वातपोघोरंकिंकरिष्यतिमंत्रवित् ॥ १८ ॥ व्या सउवाच ॥ गतानिद्रासुरेन्द्रस्यदेहेऽक्षेममभून्नृप ॥ स्मृत्वाकाव्यस्यवृत्तांतंमंत्रार्थमतिदारुणम् ॥ १९ ॥

तुमको अभिमंत्रित शीतल जलसे प्रोक्षितकरके तपोबलके द्वारा इसी समय जीवित करता हूं ॥ १४॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! भृगुद्वारा जलसे संप्रोक्षित होकर भृगुभार्या तत्काल जीवनलाभ करके उठी और परमप्रीतिलाभ करके कुछेक हँसनेलगी॥ १५॥ तिसका सब जीवगणोंने उसको सोते हुएकी समान उठी देखकर भृगुको और उसको चारो ओरसे "साधु साधु" कहकर स्तव किया था ॥ १६ ॥ हे राजन्! इसप्रकार उस वरवर्णिनीके भृगुसे जीवनलाभ करनेपर इन्द्रादि देवता उसको देख अत्यन्त विस्मित हुए ॥ १७ ॥ तब इन्द्रने देवताओंसे कहा हे देवताओ ! इस समय तो शुक्रजननीने भृगुद्वारा जीवन लाभ किया किन्तु शुक्राचार्य घोरतर तपस्या करके मंत्रलाभ करनेपर न जाने हमारा क्या अनिष्ट करेंगे ॥ १८ ॥ व्यासजीने कहा हे नरेन्द्र ! तिसकाल देवरा

जकी वह निद्रारूपिणी माया दूर होनेपरभी शुक्राचार्यकी मंत्रप्राप्तिके लिये उस अतिदारुण तपस्याका वृत्तान्त सुनकर उनके देहमे दुःखका संचार हुआ ॥ १९ ॥
अनन्तर सुरपति इन्द्रने मनमें विचार करके अपनी कन्या तन्वंगी जयन्तीसे सस्मित वचनसे कहा ॥ २० ॥ हे तनये ! मै तुमको शुक्राचार्यकी सेवामें नियोजित करता हूं. हे तन्वंगी ! वहां जाकर मेरा कार्य साधनके निमित्त उस तपश्चारी शुक्रकी आराधना करके वशीभूत कर ॥ २१ ॥ उस उत्तम आश्रममें शीघ्र जाकर जिस जिस कार्यसे मुनिका मन परितुष्ट हो, उसी उसी प्रियकार्यके अनुष्ठानसे तुम उनकी आराधना करके मेरा भय दूर करो ॥ २२ ॥ उस विशालाक्षी मनोरमा जयन्तीने पिताका वचन सुनकर वहां गमन किया और वहां देखा कि शुक्राचार्य आश्रममें तपोनिरत होकर धूमपान करते हे ॥ २३ ॥ शुक्राचार्यके देहको देख

समा विमृश्यमनसाशक्रोजयंतींस्वसुतांतदा ॥ उवाचकन्यांचार्वगींस्मितपूर्वमिदंवचः ॥ २० ॥ गच्छपुत्रिमयादत्ताकाव्यायत्वंतपस्विने ॥ सापितुर्वचनंश्रु राधयतन्वंगिमत्कृतेतंवशंकुरु ॥ २१ ॥ उपचारैर्मुनितैस्तैःसमाराध्यमनःप्रियैः ॥ भयंमेतरसागत्वाहरतत्रवराश्रमे ॥ २२ ॥ त्वातत्राऽगच्छन्मनोरमा ॥ तमपश्यद्विशालाक्षीपिबंतंधूममाश्रमे ॥ २३ ॥ तस्यदेहंसमालोक्यस्मृत्वावाक्यंपितुस्तदा ॥ कदलीदलमादाय वीजयामासतंमुनिम् ॥ २४ ॥ निर्मलंशीतलंवारिसमानीयसुवासितम् ॥ पानायकल्पयामासभक्त्यापरमयालघु ॥ २५ ॥ छायांवस्त्राऽऽत पत्रेणभास्करेमध्यगेसति ॥ रचयामासतन्वंगीस्वयंधर्मेस्थितासती ॥ २६ ॥ फलान्यानीयदिव्यानिपक्वानिमधुराणिच ॥ मुमोचाग्रेमुनेस्त स्यभक्ष्यार्थविहितानिच ॥ २७ ॥ कुशाःप्रादेशमात्राहिहरिताःशुकसन्निभाः ॥ दधाराऽग्रेऽथपुष्पाणिनित्यकर्मसमृद्धये ॥ २८ ॥ निद्रार्थं कल्पयामाससंस्तरंपल्लवान्वितम् ॥ तस्मिन्मुनौचाऽऽदरस्थाचकारव्यजनंशनैः ॥ २९ ॥ हावभावादिकंकिंचिद्विकारजननंचतत् ॥ नच कारजयंतीसाशापभीतामुनेस्तदा ॥ ३० ॥

और पिताका वचन स्मरण कर जयंती केलेके पत्ते लाय उनकी बयार करने लगी ॥ २४ ॥ बुद्धिशालिनी जयन्ती अव्यग्र रहकर निर्मल, सुशीतल और सुवासित जल लाकर परमभक्तिसहित उनके पान करनेके लिये धीरे धीरे रख देती ॥ २५ ॥ वह सुंदरी जयन्ती स्वयं धर्ममें नियुक्त रहकर इसप्रकार शुक्राचार्यकी सेवा करने लगी जब मार्त्तण्डदेव मस्तकपर गमन करते तब वस्त्रद्वारा उनके मस्तकपर छत्रकी रचना करके छाया करदेती ॥ २६ ॥ मुनिके भक्षण करनेको शास्त्रविहित दिव्य पके हुए और मधुर फल लाकर उनके सन्मुख रख देती ॥ २७ ॥ उनके नित्यकर्म समाधानार्थ तोतेके शरीरकी समान हरिद्वर्ण प्रादेशप्रमाण कुश और पुष्प उनके आगे रख देती ॥ २८ ॥ मुनिकी निद्राके लिये कोमल पल्लवोंसे शय्याकी रचनाकर रखती और उस मुनिके प्रति भक्तियुक्त स्थित हो बयार करती ॥ २९ ॥ जयन्ती मुनिके

शापदेनेके भयसे भीत होकर कभी हावभावादि मनोविकारजनक कुछभी कार्य नहीं करती ॥ ३० ॥ वह सुभाषिणी कृशांगी प्रीतिकर और अनुकूल वचनोंसे महात्मा शुक्राचार्यकी स्तुति करती ॥ ३१ ॥ मुनिके जागरित होनेपर उनके आचमनके लिये जल लाकर सन्मुख रखती इस प्रकार मुनिके मनके अनुकूल आचरण करके जयन्ती उस स्थानमें वास करनेलगी ॥ ३२ ॥ भयातुर इन्द्रभी उस मुनिकी प्रवृत्ति जाननेके लिये वहां सेवकगणोंको भेजतेथे ॥ ३३ ॥ इसप्रकार क्रोधरहित और ब्रह्मचर्यपरायण इन्द्रतनया जयन्ती वहुत कालतक शुक्राचार्यकी सेवामें नियुक्त रही ॥ ३४ ॥ क्रमक्रमसे हजार वर्ष पूर्ण होनेपर श्रीमहादेवजी परितुष्ट और प्रसन्नमन हो वरदेनेके निमित्त शुक्राचार्यसे कहने लगे ॥ ३५ ॥ शिवजी बोले हे भृगुनंदन ब्रह्मन ! इस विश्वसंसारमें जो कुछ विद्यमान है तुम नेत्रोंसे

स्तुतिंचकारतन्वंगीगीर्भिस्तस्यमहात्मनः ॥ सुभाषिण्यनुकूलाभिःप्रीतिकर्त्रीभिरप्युत ॥ ३१ ॥ प्रबुद्धेजलमादायदधाराचमनायच ॥ मनोनुकूलंसततंकुर्वतीव्यचरत्तदा ॥ ३२ ॥ इंद्रोऽपिसेवकांस्तत्रप्रेषयामासचातुरः ॥ प्रवृत्तिज्ञातुकामोवैमुनेस्तस्याजितात्मनः ॥ ३३ ॥ एवंबहूनि वर्षाणिपरिचर्यापराभवत् ॥ निर्विकाराजितक्रोधाब्रह्मचर्यपरासती ॥ ३४ ॥ पूर्णेवर्षसहस्रेतुपरितुष्टोमहेश्वरः ॥ वरेणच्छंदयामासकाव्यंप्रीतमनाहरः ॥ ३५ ॥ ईश्वरउवाच ॥ यच्च किंचिदपिब्रह्मन्विद्यतेभृगुनंदन ॥ प्रतिपश्यसियत्सर्वंयच्चवाच्यंनकस्यचित् ॥ ३६ ॥ सर्वाभिभावकत्वेनभविष्यसिनसंशयः ॥ अवध्यःसर्वभूतानांप्रजेशश्चद्विजोत्तमः ॥ ३७ ॥ व्यासउवाच ॥ एवंदत्त्वावरान्छंभुस्तत्रैवांतरधीयत ॥ काव्यस्तामथसंवीक्ष्यजयंतींवाक्यमब्रवीत् ॥ ३८ ॥ काऽसिकस्यासिसुश्रोणिब्रूहिकिंतेचिकीर्षितम् ॥ किमर्थमिहसंप्राप्ताकार्यंवदवरोरुमे ॥३९॥ किंवांछसिकरोम्यद्यदुष्करंचेत्सुलोचने ॥ प्रीतोऽस्मित्वत्कृतेनाऽद्यवरंवरयसुव्रते ॥ ४० ॥

जो कुछ देखतेहो और जो किसीके वचनगोचरभी नहीं है ॥३६॥ तुम उम सबके अभिभावकजीतनेवाले होकर प्रभुत्व करोगे, इसमे संदेह नहीं. इसके अतिरिक्त तुम सबजीवगणोंसे अवध्य प्रजाओंके ईश्वर और द्विजश्रेष्ठ होगे इसमें संदेह नहीं है ॥ ३७ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! देवदेव शम्भु इसप्रकार वर देकर उसी स्थानमें अन्तर्हित होगये. तब शुक्राचार्य जयन्तीको देखकर कहने लगे ॥ ३८ ॥ हे सुश्रोणी ! तुम कौन हो किसकी कन्या हो ? तुम्हारे मनकी अभिलाषा क्या हैं ? किस निमित्त तुम यहां आई हो ? हे वामोरु ! तुम्हारा क्या कार्य है ? वह कहो ॥ ३९ ॥ हेसुलोचने ! मे तुम्हारे कार्यसे अत्यन्त प्रसन्न हुआ हूं, तुम मेरे

निकट क्या वांछा करती हो ? हे सुव्रते ! तुम वर मांगो वह मैं अत्यन्त दुष्कर होनेपरभी तुमको दूंगा ॥ ४० ॥ यह सुनकर जयन्तीका मुखकमल प्रफुल्लित हुआ तब सुव्रता बालाने विनयनम्र वचनद्वारा तपोधनसे कहा, हे भगवन् ! मेरा मनोरथ आप तपोबलसे जान लीजिये ॥ ४१ ॥ शुक्राचार्यजीने कहा मैंने तुम्हारे मनका भाव जान लिया है तो भी तुम भलीभांति समझाकर कहो, सर्वथा तुम्हारा मंगल संपादन करूंगा मैं तुम्हारी सेवासे अत्यन्त प्रसन्न और परितुष्ट हुआ हूं ॥ ॥ ४२ ॥ जयन्तीने कहा हे ब्रह्मन् ! मैं इन्द्रकी कन्या जयन्तकी छोटी बहन हूं, पिताने मुझको आपके समर्पण किया है ॥ ४३ ॥ मैं आपसे सकामा हुई हूं इस समय आप मेरी इच्छा पूर्ण कीजिये. हे महाभाग ! मैं धर्मानुसार प्रीतिपूर्ण हृदयसे आपके संग रमण करूं यही मेरी इच्छा है ॥ ४४ ॥ शुक्राचार्यजी बोले हे नितम्बिनी ! तुम दशवर्षपर्यन्त सब भूतोंसे अदृश्य हो अपनी इच्छानुसार मेरे संग रमण करो ॥ ४५ ॥ श्रीव्यासजी बोले हे महाराज ! भार्गवश्रेष्ठ शुक्राचार्य

ततःसातुमुनिंप्राहजयंतीमुदितानना ॥ चिकीर्षितंमेभगवंस्तपसाज्ञातुमर्हसि ॥ ४१ ॥ काव्यउवाच ॥ ज्ञातंमयातथाऽपित्वंब्रूहियन्मनसेप्सितम् ॥ करोमिसर्वथाभद्रंप्रीतोऽस्मिपरिचर्यया ॥ ४२ ॥ जयंत्युवाच ॥ शक्रस्याऽहंसुताब्रह्मन्पित्रातुभ्यंसमर्पिता ॥ जयंतीनामतश्चाऽहंजयंताऽवरजामुने ॥ ४३ ॥ सकामाऽस्मित्वयिविभोवांछितंकुरुमेऽधुना ॥ रंस्येत्वयामहाभागधर्मतःप्रीतिपूर्वकम् ॥ ४४ ॥ शुक्रउवाच ॥ मयासहत्वंसुश्रोणिदशवर्षाणिभामिनि ॥ सर्वैर्भूतैरदृश्याचरमस्वेहयदृच्छया ॥ ४५ ॥ व्यासउवाच ॥ एवमुक्त्वागृहंगत्वाजयंत्याःपाणिमुद्वहन् ॥ तयासहावसद्देव्यादशवर्षाणिभार्गवः ॥ ४६ ॥ अदृश्यःसर्वभूतानांमाययासंवृतःप्रभुः ॥ दैत्यास्तमागतंश्रुत्वाकृतार्थमंत्रसंयुतम् ॥४७॥ अभिजग्मुर्गृहेतस्यमुदितास्तेदिदृक्षवः ॥ नापश्यन्रममाणंतेजयंत्यासहसंयुतम् ॥ ४८ ॥ तदाविमनसःसर्वेजाताभग्नोद्यमाश्वते ॥ चिंतापराऽतिदीनाश्ववीक्षमाणाःपुनःपुनः ॥ ४९ ॥ अदृष्ट्वातंतुसंवृतंप्रतिजग्मुर्यथागतम् ॥ स्वगृहान्दैत्यवर्यास्तेचिंताविष्टभयाऽऽतुराः ॥ ५० ॥ रममाणंतथाज्ञात्वाशक्रःप्रोवाचतंगुरुम् ॥ बृहस्पतिंमहाभागंकिंकर्तव्यमितःपरम् ॥ ५१ ॥

जीने इस प्रकार कह घर आय जयन्तीका पाणिग्रहण किया और मायासे संयुक्त होकर तथा जीवगणोंसे अदृश्य हो उस देवीके सहित दशवर्षपर्यन्त वास करने लगे ॥ ४६ ॥ इधर शुक्राचार्य मंत्रलाभ करके घर आये हैं यह सुनकर दैत्यगण अत्यन्त आनन्दित हुए ॥४७॥ और उनका दर्शन करनेके निमित्त उनके घर आये किन्तु वह जयन्तीके संग रमण करते थे इस कारण असुरगण उनको न देख सके ॥ ४८ ॥ तब वह अत्यन्त विमन और भग्नोद्यम हुए चिन्तायुक्त और दीन होकर वारंवार उनको ढूंढने लगे ॥४९॥ मायासंवृत शुक्राचार्यके न देखनेपर दैत्यगण चिन्तायुक्त और भयातुर हो अपने अपने घरको लौट आये ॥५०॥ इधर शुक्राचार्यको जयन्तीके संग क्रीडासक्त जानकर देवराजने महाभाग देवताओंके गुरु बृहस्पतिजीसे कहा हे गुरु ! अब हमको क्या करना चाहिये सो

कहिये ॥ ५१ ॥ हे ब्रह्मन् ! आप इस समय दानवलोगोंके पास जाइये हे मानद ! जिस कार्यसे मानकी रक्षा हो वह कीजिये आप दैत्यगणोंको मायाजालसे मोहित करके भलीभाँति विचारपूर्वक मेरा कार्य कीजिये ॥ ५२ ॥ बृहस्पतिजी इन्द्रके वचन सुन और शुक्राचार्यको मायासे मोहित तथा जयन्तीके सहित रमणासक्त जान शुक्राचार्यका रूप धारकर दैत्योंके निकट गये ॥ ५३ ॥ उस स्थानमें जाय, बृहस्पतिजीने अत्यन्त आदरपूर्वक दैत्योंको बुलाया । दैत्यलोगोंने आनकर शुक्राचार्यको सन्मुख देखा ॥ ५४ ॥ वे अत्यन्त आह्लादसे मोहित हो, उनको शुक्राचार्य जान; प्रणाम करके आगे खडे रहे. किन्तु वह जो शुत्ररूपधारिणी बृहस्पतिकी माया थी. उसको वे नहीं जानसके ॥ ५५ ॥ तब मायासे

गच्छाऽद्यदानवान्ब्रह्मन्माययात्वंप्रलोभय ॥ अस्माकंकुरुकार्यंत्वंबुद्ध्यासंचिंत्यमानद ॥५२ ॥ तच्छ्रुत्वावचनंकाव्यंरममाणंसुसंवृतम् ॥ ज्ञा त्वातद्रूपमास्थायदैत्यान्प्रतिययौगुरुः ॥५३ ॥ गत्वातत्राऽतिभक्त्याऽसौदानवान्समुपाऽऽह्वयत् ॥ आगतास्तेऽसुराःसर्वेददृशुःकाव्यमग्रतः॥ ॥ ५४ ॥ प्रणम्यसंस्थिताःसर्वेकाव्यंमत्वाऽतिमोहिताः ॥ नविदुस्तेगुरोर्मायांकाव्यरूपविभाविनीम् ॥५५ ॥ तानुवाचगुरुःकाव्यरूपःप्रच्छन्न मायया ॥ स्वागतंममयाज्यानांप्राप्तोऽहंवोहितायवै ॥ ५६ ॥ अहंवोबोधयिष्यामिविद्यांप्राप्तांममायया ॥ तपसातोषितःशंभुर्युष्मत्कल्याण हेतवे ॥ ५७ ॥ तच्छ्रुत्वाप्रीतमनसोजातास्तेदानवोत्तमाः ॥ कृतकार्यंगुरुंमत्वाजहृषुस्तेविमोहिताः ॥५८ ॥ प्रणेमुस्तेमुदायुक्तानिरातंका गतव्यथाः ॥ देवेभ्यश्चभयंत्यक्त्वातस्थुःसर्वेनिरामयाः ॥ ५९ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेचतुर्थस्कन्धेद्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ ॥ राजोवाच ॥ किंकृतंगुरुणापश्चाद्भृगुरूपेणवर्तता ॥ छलेनैवहिदैत्यानांपौरोहित्येनधीमता ॥ १ ॥

प्रच्छन्न शुत्ररूपी देवताओंके गुरुने दैत्योंसे कहा-आप लोगोंकी कुशल तो है ? मैं तुम्हारे हितकेही लिये आया हूं ॥ ५६ ॥ तुम्हारे कल्याणार्थ मैंने कठिन तपस्यासे शंभुको संतुष्ट करके जो विद्याप्राप्त की है. वह तुम्हें निष्कपटतापूर्वक समझाये देता हूं ॥ ५७ ॥ यह सुनकर दानवोत्तम प्रसन्न हुए और गुरुजीके द्वारा कार्य हुआ समझ आह्लादसे मोहितहुए॥ ५८॥ उन्होंने प्रसन्न होकर उनको प्रणाम किया और निरातंक (निर्भय) तथा व्यथाहीन होकर देवताओंसे भयकी शंका छोड़ स्वच्छन्द मनसे वास करने लगे ॥ ५९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ राजा बोले हे ऋषिवर ! बुद्धिमान् बृहस्पतिजीने असुरोंके गृहोंमें शुक्राचार्यके रूपसे वास करके और छलपूर्वक दैत्यगणोंके पौरोहित्यमें व्रती होकर

क्या किया था ? ॥ १ ॥ हे मुने ! बृहस्पति देवताओंके गुरु है वे सदाही वेदादिकी आलोचना करते रहते है विशेषकरके वे अङ्गिरामुनिके पुत्र और स्वयं गुनि
हैं इन गुणोसे युक्त होकर भी उन्होंने किसप्रकार छल अवलम्बन किया था ? ॥ २ ॥ मुनिगणोंने सभी धर्मशास्त्रोंमे कहा है कि, सत्यही धर्मका कारण और
सत्यसेही परमात्माकी प्राप्ति होती है ॥ ३ ॥ तब बृहस्पतिजीने जब दैत्यगणोंके निकट मिथ्यावचन कहे थे तब संसारमें कौन गृहाश्रमी सत्यवक्ता होगा ? हे
मुनिवर ! इस विषयमे विचार कर मै कुछ स्थिर नही करसक्ता ॥४॥ यदि कहैं कि, लोभके वशीभूत होकर लोक असत् कार्यमे प्रवृत्त होतेहे किन्तु यहभी यथार्थ
बोध नही होता, क्योकि इस सम्पूर्ण ब्रह्माण्डमे यदि किसीके ऐश्वर्य हो तोभी उनका आहारपूर्तिके अतिरिक्त अन्य कोई प्रयोजन नही होता अतएव इस लोभके
लिये मुनिगण क्यो मिथ्यामे प्रवृत्त होगे ॥ ५ ॥ हे मुनीश्वर ! पुरातन शिष्ट मुनिगण जो शब्दप्रयोग करगये है. उसका वाचक पदार्थ अवश्यही है. इसप्रकारके

॥ कथितंमु ॥ धर्मशास्त्रेषुसर्वेषुसत्यधर्मस्यकारणम् ॥ २ ॥ गुरुःसुराणामनिशंसर्वविद्यानिधिस्तथा ॥ सुतोऽगिरसएवाऽसौसकथंछलकृन्मुनिः
॥ ४ ॥ आहा निभिर्येनपरमात्माऽपिलभ्यते ॥ ३ ॥ वाचस्पतिस्तथामिथ्यावक्ताचेदानवान्प्रति ॥ कःसत्यवक्तासंसारेभविष्यतिगृहाश्रमी
छलकर्मप्रवृत्तेवाऽ रादधिकंभोज्यंब्रह्मांडविभवेऽपिन ॥ तदर्थंमुनयोमिथ्याप्रवर्ततेकथंमुने ॥ ५ ॥ शब्दप्रमाणमुच्छेदंशिष्टाभावेगतंनकिम् ॥
॥ ७ ॥ अमराणां विगीतत्वंगुरौकथम् ॥ ६ ॥ देवाःसत्त्वसमुद्भूताराजसामानवाःस्मृताः ॥ तिर्यंचस्तामसाःप्रोक्ताउत्पत्तौमुनिभिःकिल
॥ काग गुरुःसाक्षान्मिथ्यावादीस्वयंयदि ॥ तदाकःसत्यवक्तास्याद्राजसस्तामसःपुनः ॥ ८ ॥ क्वस्थितिस्तस्यधर्मस्यसंदेहोऽयंममाऽऽत्मनः
तिःसर्वजंतूनांमिथ्याभूतेजगत्रये ॥ ९ ॥ हरिर्ब्रह्माशचीकांतस्तथाऽन्येसुरसत्तमाः ॥ सर्वेछलविधौदक्षामनुष्याणांचकाकथा ॥ १० ॥

विश्वाससे पण्डितगण प्रमाणमे शिष्टताके कारण शब्दको एक प्रमाण कहकर अब धारण करते है. इस समय देखा जाता है कि, शिष्टव्यक्तिके अभावमे वह शब्द
प्रमाण उच्छिन्न होगया है ? क्योंकि छलकार्यमें निरत बृहस्पतिमे गर्हित कार्य वर्त्तमान रहनेसे उनका फिर शिष्टत्व कहां है ? ॥ ६ ॥ उत्पत्तिके विषयमे मुनिगण
कहते है कि, देवतागण सत्वगुणसे, मनुष्यगण रजोगुणसे और तिर्यग्गण तमोगुणसे उत्पन्न हुए है ॥ ७ ॥ तो वही सत्वगुणाश्रित जो देवताओंके साक्षात् गुरु हैं
वेभी यदि स्वयं मिथ्यावादी हुए तब फिर राजस और तमोगुणमे कौन सत्यवादी होगा ॥ ८ ॥ क्या आश्चर्य है ? यदि संपूर्ण विश्वही मायामें आच्छन्न हो तो
सनातनधर्मका स्थान कहाँ है ? और संपूर्ण जीवगणोंकी क्या गति है ? हे मुनिवर ! इस विषयमें मुझको महासंशय उपस्थित हुआ है ॥ ९ ॥ जब कि, भगवान्
हरि ब्रह्मा शचीपति और अन्यान्य सुरसत्तमगण सभी कपट–कर्ममें चतुर हुए हैं तब स्वल्पसत्व और अल्पबुद्धि मनुष्योंकी फिर क्या बात है ॥ १० ॥

हे मानद ! जब कि–सब देवतागण, वसिष्ठ, वामदेव विश्वामित्र और बृहस्पति इत्यादि तपोधन मुनिगणभी काम क्रोधमें अभिभूत लोभमें विनष्टचित्त छलकर्ममें दक्ष और पापमे निरत हैं तब धर्मकी फिर क्या गति है ? ॥ ११ ॥ १२ ॥ हाय ! जब कि, इन्द्र अग्नि चंद्रमा और विधाता यह भी कामके उत्कट लोभमें अभिभूत होकर परदारासक्त हुए तब इस संपूर्णभुवनमे फिर शिष्टता कहां रही ? ॥ १३ ॥ हे विमलात्मन् ! जब संपूर्ण देवतागण और मुनिगण लोभमें ग्रसित हुए तो फिर किसका वचन उपदेशस्वरूपमें ग्रहण करें ॥ १४ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! इन्द्र हो बृहस्पति हों विष्णु हों ब्रह्मा हों वा महादेव हो, जो देहधारण करता है उसकोही पूर्वोक्त अहंकार और लोभादि विकार दोषमे लिप्त होना पड़ता है, इसमें संदेह नहीं ॥ १५ ॥ हे महाराज ! ब्रह्मा, विष्णु और

कामक्रोधाभिसंततालोभोपहतचेतसः ॥ छलेदक्षाःसुराःसर्वेंमुनयश्चतपोधनाः ॥ ११ ॥ वसिष्ठोवामदेवश्चविश्वामित्रोगुरुस्तथा ॥ एतेपा परताःकात्रगतिर्धर्मस्यमानद ॥ १२ ॥ इंद्रोग्निश्चंद्रमावेधाःपरदाराभिलंपटाः ॥ आर्यत्वंभुवनेष्वेषुस्थितंकुत्रमुनेवद ॥ १३ ॥ वचनंकस्य मंतव्यमुपदेशधियाऽनघ ॥ सर्वेलोभाऽभिभूतास्तेदेवाश्चमुनयस्तदा ॥ १४ ॥ व्यासउवाच ॥ किंविष्णुःकिंशिवोब्रह्मामघवाकिंबृ हस्पतिः ॥ देहवान्प्रभवत्येवविकारैःसंयुतस्तदा ॥ १५ ॥ रागीविष्णुःशिवोरागीब्रह्माऽपिरागसंयुतः ॥ "रागवान्किमकृत्यंवैनकरोतिनरा धिप ॥" रागवानपिचातुर्याद्विदेहइवलक्ष्यते ॥ १६ ॥ संप्राप्तेसंकटेसोऽपिगुणैःसंबाध्यतेकिल ॥ कारणाद्रहितंकार्यंकथंभवितुमर्हति॥१७॥ ब्रह्मादीनांचसर्वेषांगुणाएवहिकारणम् ॥ पंचविंशत्समुद्भूतादेहास्तेषांनचान्यथा ॥ १८ ॥ कालेमरणधर्मास्तेसंदेहःकोऽत्रतेनृप ॥ परोपदेशेवि स्पष्टंशिष्टाःसर्वेभवंतिच ॥ १९ ॥

शिव यह सभी विषयानुरागी है, अतएव अनुरागी व्यक्ति क्या अकार्य नहीं कर सक्ता ॥ १६ ॥ हे नरेंद्र ! अनुरागी व्यक्ति चातुर्य वशसे केवल मुक्तकी समान दीखते है किन्तु संकट स्थल उपस्थित होनेपर तिस समय स्वस्वगुणसे उनकी धूर्तता प्रकाशित होजाती है, तब वह गुणोंके वशीभूत होकर कार्य करते है; अतएव इस विषयमे तीनो गुणोंकोही कारण जानना चाहिये, क्योंकि कारणके विना कभी कार्यकी उत्पत्तिका संभव नहीं होसकता ॥ १७ ॥ ब्रह्मादिदेवताओंके भी तीनों गुणही कारण हैं कारण कि, उन सबके देहभी प्रधान महत्तत्वादि पचीस तत्त्वसे उत्पन्न हुए है, इसमें संदेह नहीं है ॥ १८ ॥ हे नृपवर ब्रह्मादिभी मरण धर्मशील अर्थात् नाशवान् है, अतएव इसमें फिर आपको संदेह क्या है ? आप जानिये कि, सभी दूसरेको उपदेश

देनेके समय भलीभाँति शिष्टता प्रकाश करते है ॥ १९ ॥ किन्तु अपना कार्य उपस्थित होनेपर स्वभावका विप्लुव होजाता है तब वह काम क्रोध, लोभ, हिंसा,
अहंकार और मात्सर्यादि सबमे उपस्थित होकर कार्य करतेहै ॥ २० ॥ कोई देहधारी पुरुष उनको परित्याग करनेमें समर्थ नहीं होता. हे महाराज ! महर्षिगण कहते हैं
यह संसार सदा इसीप्रकार चला आता है ॥ २१ ॥ यह शुभाशुभमय संसार कभी अन्यभावको प्राप्त नहीं होता. इसीप्रकार चला आता है. देखो भगवान्
विष्णु कभी दारुण तपश्चरण करते हैं ॥ २२ ॥ देवराज इन्द्रभी कभी अनेक भाँतिके यज्ञोका अनुष्ठान करते हैं और देखो परमप्रभु लीलामय विष्णु कभी कम
लाके कमनीय विलासतरंगरंगमे रंजितचित्त होकर ॥ २३ ॥ वैकुठमे विहार करते है और कभी करुणासिन्धु होकरभी दुर्जय दानवगणोके संग अत्यन्त दारुणयुद्ध

देहवान्कःपरित्यक्तुमीशोभवतितान्पु
विप्लुतिर्ह्यविशेषेणस्वकार्येसमुपस्थिते ॥ कामःक्रोधस्तथालोभद्रोहाऽहंकारमत्सराः ॥ २० ॥ देहवान्कःपरित्यक्तुमीशोभवतितान्पु
नः ॥ संसारोऽयंमहाराजसदैवैवंविधःस्मृतः ॥ २१ ॥ नाऽन्यथाप्रभवत्येवशुभाऽशुभमयःकिल ॥ कदाचिद्भगवान्विष्णुस्तपश्चरति
दारुणम् ॥ २२ ॥ कदाचिद्विविधान्यज्ञान्वितनोतिसुराधिपः ॥ कदाचित्तुरमारंगरंजितःपरमेश्वरः ॥ २३ ॥ रमतेकिलवैकुंठेतद्वश
स्तरुणोविभुः ॥ कदाचिद्दानवैःसार्धयुद्धंपरमदारुणम् ॥ २४ ॥ करोतिकरुणासिंधुस्तद्बाणाऽऽपीडितोभृशम् ॥ कदाचिज्जयमाप्नोतिदै
वात्सोऽपिपराजयम् ॥ २५ ॥ सुखदुःखाऽभिभूतोऽसौभवत्येवनसंशयः ॥ शेषेशेतेकदाचिद्वैयोगनिद्रासमावृतः ॥ २६ ॥ कालेजागर्तिविश्वा
त्मास्वभावप्रतिबोधितः ॥ शर्वोब्रह्माहरिश्चैतइंद्राद्यायेसुरास्तथा ॥ २७ ॥ मुनयश्चविनिर्माणैःस्वायुषोविचरंतिहि ॥ निशाऽवसानेसंजातेज
गत्स्थावरजंगमम् ॥ २८ ॥ म्रियतेनात्रसंदेहोनृपकिंचित्कदाऽपिच ॥ स्वायुषोंऽतेपद्मजाद्याःक्षयमृच्छंतिपार्थिव ॥ २९ ॥

करके उनके॥ २४ ॥शरजालसे अत्यन्त पीडित होते हैं तथा कभी जयप्राप्त करते और कभी देववशतः पराजितभी होते है ॥ २५ ॥ इससे वह निःसंदेह सुखदुःखके
वशीभूत होते है हे महाराज ! वही नारायण कभी विश्वसंसारको अपनी कुक्षिमे रक्षा कर योगनिद्रामे अभिभूत हो, शेष शय्यापर शयन करते है ॥ २६ ॥
फिर यथासमयमे प्रकृतिद्वारा प्रतिबोधित होकर जागरित होते है. राजन् ! अधिक क्या कहूं इस विश्व संसारमै महादेव, ब्रह्मा, हरि इत्यादि देवतागण
॥ २७ ॥ और मुनिगण सभी अपनी अपनी आयुके परिमाण कालतक जीवित रहकर विचरण करते हैं. प्रलय कालका अवसान होनेपर नष्ट प्राय यह स्थावर
जंगमात्मक जगत ॥ २८ ॥ फिर उत्पन्न होता है इसमे कुछभी संदेह नहीं है. राजन् ! अपनी अपनी आयुके अन्तमें ब्रह्मादि सभी नाशको प्राप्तहोते है, इसमे संदेह

नहीं ॥२९॥फिर यथासमयमें विष्णु और महादेव इत्यादि देवतागण देहधारी होकर वह सब कामादिभाव लाभ करतेहै ॥३०॥ हे पार्थिव ! आप इस विषयमें विस्मित न हूजिये यह संसार काम क्रोधादिसे संयुक्त होकर सदाही भ्रमण करताहै॥३१॥हे राजन् ! इस संसारमे कामादिसे मुक्त परमार्थके जाननेवाले पुरुष अत्यन्त दुर्लभ है जो व्यक्ति इस संसारसे डरते हैं वे स्त्रीग्रहण नहीं करते॥३२॥इसकारण वह सब प्रकार विषयसंगसे मुक्त और शंकाहीनहोकर विचरण करते है इसकारणही चंद्रमाने बृहस्पतिकी भार्याको हरण किया था ॥ ३३ ॥ गुरुनेभी अपने छोटे भ्राताकी भार्याको हरण किया था. इस प्रकार इस संसारचक्रमें समस्त जीवही सदा रागलोभादिसे आवृत रहते हैं ॥३४॥ हे राजन् ! गार्हस्थ्य अवलम्बन करनेपर मनुष्यगण किसीप्रकार मुक्तिलाभ करनेमे समर्थ नहीं होते, अतएव सर्व प्रय

प्रभवंतिपुनर्विष्णुहरशक्रादयःसुराः ॥ तस्मात्कामादिकान्भावान्देहवान्प्रतिपद्यते ॥ ३० ॥ नाऽत्रतेविस्मयःकार्यःकदाचिदपिपार्थिव ॥
संसारोऽयंतुसंदिग्धःकामक्रोधादिभिर्नृप ॥ ३१ ॥ दुर्लभस्तद्विनिर्मुक्तःपुरुषःपरमार्थवित् ॥ योबिभेतीहसंसारेसदारान्नकरोत्यपि ॥ ३२ ॥
विमुक्तःसर्वसंगेभ्योविचरत्यविशंकितः ॥ तस्माद्बृहस्पतेर्भार्याशशिनालंभितापुनः ॥ ३३ ॥ गुरुणालंभिताभार्यातथाभ्रातुर्यवीयसः ॥ एवं
संसारचक्रेऽस्मिन्रागलोभादिभिर्वृतः ॥ ३४ ॥ गार्हस्थ्यंचसमास्थायकथंमुक्तोभवेन्नरः ॥ तस्मात्सर्वप्रयत्नेनहित्वासंसारसारताम् ॥ ३५ ॥
आराधयेन्महेशानींसच्चिदानंदरूपिणीम् ॥ तन्मायागुणतश्छन्नंजगदेतच्चराचरम् ॥ ३६ ॥ भ्रमत्युन्मत्तवत्सर्वमदिरामत्तवन्नृप ॥ तस्याआरा
धनेनैवगुणान्सर्वान्विमृद्यच ॥ ३७ ॥ मुक्तिंभजेतमतिमान्नान्यःपंथास्त्वितःपरः ॥ आराधितामहेशानीनयावत्कुरुतेकृपाम् ॥ ३८ ॥ तावद्भवे
त्सुखंकस्मात्कोन्योऽस्तिदययायुतः ॥ करुणासागरामेतांभजेत्तस्मादमायया ॥ ३९ ॥ यस्यास्तुभजनेनैवजीवन्मुक्तत्वमश्नुते ॥ मानुष्यंदु
र्लभंप्राप्यसेवितानमहेश्वरी ॥ ४० ॥ निःश्रेणिकाग्रात्पतिताअधइत्येवविद्महे ॥ अहंकाराऽऽवृतंविश्वंगुणत्रयसमन्वितम् ॥ ४१ ॥

त्नसे संसारकी सारताका विचार छोड ॥३५॥सच्चिदानन्दरूपिणी महेशानीकी आराधना करनी चाहिये. यह चराचर जगत् उनकेही मायागुणमे आच्छन्न होकर ॥ ३६ ॥ मदिरामत्तकी समान अथवा उन्मत्तकी समान सदा भ्रमण करताहै बुद्धिमान् पुरुष उनकी आराधनासेही सब गुणोको पददलित करके॥ ३७॥ मुक्तिलाभ करते हैं, हे राजेन्द्र ! इसके अतिरिक्त मुक्तिलाभका दूसराकोई मार्ग नहींहै.महेशानीकी आराधना करके जबतक उनकी करुणाप्राप्त न होसके॥ ३८॥तबतक सुख कहाँ है ? उनके अतिरिक्त दूसरे किसीकी प्रकृत दयादृष्टि नहीं होती अतएव विशुद्धचित्त होकर उन करुणामयीका भजन करना उचित है ॥३९॥ क्योंकि उनकी अराधना करनेसेही पुरुष जीवन्मुक्त होसक्ता है जिस व्यक्तिने मनुष्य शरीरको पाकर महेश्वरीकी सेवा न करी ॥ ४० ॥ वह सोपानश्रेणीके उपरीभागसे नीचे

गिरगया यही मेरा विचार है. यह त्रिगुणयुक्त विश्व अहंकारमें आवृत॥ ४१॥ और असत्यमें सम्बद्ध है अतएव उन सर्वेश्वरीकी आराधनाके अतिरिक्त फिर किसप्रकार मुक्तिलाभ होसकता है? हे राजन्! सब विषयोका पारित्याग करके उन भुवनेश्वरीकी सेवा करनाही सबका एकान्त कर्त्तव्य है ॥ ४२ ॥ जनमेजय बोले हे मुने! शुक्ररूपधारी देवगुरुने तिससमय क्या किया था? और शुक्राचार्य कितने दिन पीछे दैत्योंके समीप आये थे? यह मुझसे भलीभाँति कहिये ॥ ४३॥ व्यासजीने कहा हे राजन्! शुक्रवेषधारी महात्मा बृहस्पतिने उस समय जो किया था वह मै कहताहूं सुनिये ॥ ४४॥ देव गुरुके भलीभाँति समझा देनेपर दैत्यगण उनकोही अपना गुरु शुक्राचार्य जान सम्यक् प्रकार विश्वास करके तत्परायण हो उनके आज्ञावर्त्ती हुए ॥ ४५ ॥ बृहस्पतिकी मायासे मोहित और प्रतारित दैत्यगण विद्याप्राप्तिके

असत्येनाऽपिसंबद्धमुच्यतेकथमन्यथा ॥ हित्वासर्वततःसर्वैःसंसेव्याभुवनेश्वरी ॥ ४२ ॥ ॥ राजोवाच ॥ किंकृतंगुरुणातत्रकाव्यरूप धरेणच ॥ कदाशुक्रःसमायातस्तन्मेब्रूहिपितामह ॥ ४३ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामियत्कृतंगुरुणातदा ॥ कृत्वाकाव्य स्वरूपंचप्रच्छन्नेनमहात्मना ॥ ४४ ॥ गुरुणाबोधितादैत्यामत्वाकाव्यंस्वकंगुरुम् ॥ विश्वासंपरमंकृत्वाबभूवुस्तन्मयास्तदा ॥ ४५ ॥ विद्यार्थशरणंप्राप्ताभृगुंमत्वाऽतिमोहिताः ॥ गुरुणाविप्रलब्धास्तेलोभात्कोवानमुह्यति ॥ ४६ ॥ दशवर्षात्मकेकालेसंपूर्णेसमयेतदा॥ जयंत्या सहक्रीडित्वाकाव्योयाज्यानचिंतयत् ॥ ४७ ॥ आशयाममार्गंतेपश्यंतःसंस्थिताः किल ॥ गत्वातान्वैप्रपश्येऽहंयाज्यानतिभयातुरान् ॥ ॥ ४८ ॥ मादेवेभ्योभयंतेषांमद्भक्तानांभवेदिति ॥ संचिंत्यबुद्धिमास्थायजयंतींप्रत्युवाचह ॥ ४९ ॥ देवानेवोपसंयांतिपुत्रामेचारुलोचने ॥ समयस्तेऽद्यसंपूर्णोजातोऽयंदशवार्षिकः ॥ ५० ॥ तस्माद्गच्छाम्यहंदेविद्रष्टुंयाज्यान्सुमध्यमे ॥ पुनरेवाऽऽगमिष्यामितवांतिकमनुद्रुतः॥ ५१॥

लिये शुक्राचार्य जानकर उनकी शरणागत हुए क्योकि इस संसारमें लोभके वशीभूतहो सभी मोहित होते हैं॥ ४६॥ इस ओर जब दश वर्ष पूर्ण हुए तब दैत्यगुरु जयन्तीके संग क्रीडा समानपूर्वक यजमान गणोका स्मरण करने लगे॥ ४७॥ वह विचार करनेलगे कि, दैत्यगण हमारे आनेका मार्ग देखतेहुए अवस्थित है मै जाकर उन भयातुर असुरोंको अवलोकन करूँ॥ ४८॥ वे मेरे भक्त है अत एव देवताओके द्वारा जिससे उनको भय न हो वह करना उचित है. इसप्रकार चिन्ताकरके जयन्तीसे कहा ॥ ४९॥ हे चारुलोचने! मेरे पुत्रोंने देवताओंकी शरण ली है तुम्हारा दशवर्षका समय आज संपूर्ण हुआ॥ ५०॥ अतएव हे सुमध्यमे! मै इस समय अपने यजमा

नोंको देखनेके निमित्त जाताहूं फिर शीघ्रही तुम्हारे निकट आऊंगा॥५१॥पतिव्रता जयन्तीने तथास्तु कह उनके जानेमें सम्मति प्रदान करके कहा हे धर्मज्ञ ! आपकी जहाँ इच्छा हो वहाँ जाइये, मैं आपका धर्म लुप्त करनेकी इच्छा नहीं करती हूं ॥ ५२ ॥ शुक्राचार्यने उसका वचन सुन शीघ्र दानवगणोके समीप उपस्थित होकर देखा कि,दानवगणोके समीप छलवेषधारी सौम्याकृति बृहस्पतिजी विराजमान हैं॥५३॥वह निजप्रणीत जैनधर्म छलपूर्वक समझा रहे है और हिंसादि दोष दिखलाकर यज्ञकी निन्दा करते हैं ॥ ५४ ॥ वह कहते है अहो ! देववैरीगण ! मैं तुम्हारे हितकर सत्य वचन कहता हूं? अहिंसाही परमधर्म है अधिक क्या? आततायी लोगोंका मारना भी उचित नहीं है ॥ ५५ ॥ तुमको निश्चय जानना चाहिये कि भोगनिरत ब्राह्मणोनेही अपनी अपनी रसना चरितार्थ करनेकोही

तथेतितमुवाचाऽथजयंतीधर्मवित्तमा ॥ यथेष्टंगच्छधर्मज्ञनतेधर्मंविलोपये ॥ ५२ ॥ तच्छ्रुत्वावचनंकाव्योजगामत्वारितस्ततः ॥ अपश्यद्दानवानांसपार्श्वेवाचस्पतिंतदा ॥ ५३ ॥ छद्मरूपधरंसौम्यंबोधयंतंछलेनतान् ॥ जैनंधर्मंकृतंस्वेनयज्ञनिंदापरंतथा ॥ ५४ ॥ भोदेवारिपवः सत्यंब्रवीमिभवतांहितम् ॥ अहिंसापरमोधर्मोऽहंतव्याह्याततायिनः ॥ ५५ ॥ द्विजैर्भोगरतैर्वेदेदर्शितंहिंसनंपशोः ॥ जिह्वास्वादपरैःकाममहिंसैवपरामता ॥ ५६ ॥ एवंविधानिवाक्यानिवेदशास्त्रपराणिच ॥ ब्रुवाणंगुरुमाकर्ण्यविस्मितोऽसौभृगोःसुतः ॥५७॥ चिंतयामासमनसाममद्वेष्योगुरुःकिल ॥ वंचिताःकिलधूर्तेनयाज्यामेनाऽत्रसंशयः ॥ ५८ ॥ धिग्लोभंपापबीजंवैनरकद्वारमूर्जितम् ॥ गुरुरप्यनृतंब्रूतेप्रेरितोयेनपाप्मना ॥ ५९ ॥ प्रमाणंवचनंयस्यसोऽपिपाखंडधारकः ॥ गुरुःसुराणांसर्वेषांधर्मशास्त्रप्रवर्तकः ॥ ६० ॥ किंकिंनलभतेलोभान्मलिनीकृतमानसः ॥ अन्योऽपिगुरुरप्येवंजातःपाखंडपंडितः ॥ ६१ ॥

वेदमें पशुहिंसाका मार्ग दिखाया है, किन्तु अहिंसाकी समान श्रेष्ठ परमधर्म दूसरा कुछ नहीं है ॥ ५६ ॥ हे राजन् ! देवगुरुको वेदशास्त्रकी निन्दा करतेहुए यह वचन सुनकर भृगुपुत्र अत्यन्त विस्मित हुए ॥ ५७ ॥ और मनमे चिन्ता करने लगे, यह गुरु निस्संदेह मेरा विद्वेषी है इस धूर्तके द्वारा मेरे यजमानगण छले गये है. इसमें संदेह नहीं ॥ ५८ ॥ पापके एकमात्र कारणस्वरूप जो लोभद्वाराप्रेरित होकर यह गुरुभी मिथ्या कहते है उस पापबीज और नरकके द्वार स्वरूप लोभको धिक्कार है ॥ ५९ ॥ क्या आश्चर्य है । जो सब देवताओंके गुरु और धर्मशास्त्रके प्रवर्तक है. जिनका वचन प्रमाण कहकर ग्राह्य होता है, उन्होने भी आज पाखंड मत धारण किया । अहो । लोभकी क्या अनिर्वचनीय महिमा है ॥ ६० ॥ लोभके वशीभूत होकर सुरगुरु भी जब पाखंडपण्डित हुए तो

लोभके वशीभूत हो मलिनमन मूढबुद्धि पुरुष क्या अकार्य न करेंगे ? ॥ ६१ ॥ आज यह सुरगुरु ब्राह्मण होनेपर भी नटकी समान समस्त चेष्टा ग्रहण करके मूढबुद्धि मेरे यजमान दैत्यगणोंको छलते हैं ॥ ६२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ दोहा—दिशावेद अध्यायमे,गुरु पायो जिमि जान ॥ सो सब वर्णहि सुमिरि श्री,—शिवाचरण सुखदान ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! शुक्राचार्य मनहीमनमें इस प्रकार चिंता कर दैत्यगणोंसे हँसते हुए कहने लगे हे दैत्यगण!तुम मेरे रूपधारी सुरगुरु बृहस्पति द्वारा कैसे वञ्चित हुए?॥ १ ॥मै शुक्राचार्य हूं और तुम मेरे यजमान हो, यह देवताओंका कार्य साधन करनेवाले सुरगुरु बृहस्पतिहि इन्होंने निःसंदेह तुम लोगोंको छला है॥ २ ॥इस दांभिकने आकार मेरा धारण किया है, तुम इसके वचनमें कभी श्रद्धा न करना हे दैत्यगण!तुम लोग मेरे यजमान हो,अतएव मेरे अनुवर्ती होओ,इस बृहस्पतिको परित्याग करो॥ ३ ॥दैत्यगण उनका यह वचन सुन और उन दोनोंकी

शैलूषवेष्टितंसर्वंपरिगृह्यद्विजोत्तमः ॥वंचयत्यतिसंमूढान्दैत्यान्याज्यान्ममाऽप्यसौ ॥६२॥ इतिश्रीदे०म०चतुर्थस्कंधेत्रयोदशोऽध्यायः॥१३॥ व्यासउवाच॥ इतिसंचिंत्यमनसातानुवाचहसन्निव ॥ वंचितामत्स्वरूपेणदैत्याःकिंगुरुणाकिल॥१॥अहंकाव्योगुरुश्चाऽयंदेवकार्यप्रसाधकः ॥ अनेनवंचितायूयंमद्याज्यानाऽत्रसंशयः ॥२॥ माश्रद्धध्वंवचोऽस्याऽऽर्यादांभिकोऽयंमदाकृतिः ॥ अनुगच्छतमांयाज्यास्त्यजतैनंबृहस्पतिम् ॥ ॥३॥इत्याकर्ण्यवचस्तस्यदृष्ट्वातौसदृशौपुनः ॥ विस्मयंपरमंजग्मुःकाव्योयमितिनिश्चिताः॥४॥ सतान्वीक्ष्यासुसंभ्रांतान्गुरुर्वाक्यमुवाचह ॥ गुरुर्वोवंचयत्येवमद्रूपोऽयंबृहस्पतिः॥५॥ प्राप्तोवंचयितुंयुष्मान्देवकार्यार्थसिद्धये ॥ माविश्वासंवचस्यस्यकुरुध्वंदैत्यसत्तमाः॥६॥प्राप्ताविद्या मयाशंभोर्युष्मानध्यापयामिताम् ॥ देवेभ्योविजयंनूनंकरिष्यामिनसंशयः ॥ ७ ॥ इतिश्रुत्वागुरोर्वाक्यंकाव्यरूपधरस्यते ॥ विश्वासंपरमंजग्मुःकाव्योऽयमितिनिश्चयात् ॥ ८ ॥ काव्येनबहुधातत्रबोधिताःकिलदानवाः ॥ बुबुधुर्नगुरोर्मायामोहिताःकालपर्ययात् ॥ ९ ॥

समान आकृति देख अत्यन्त आश्चर्ययुक्त हुए और उपस्थित व्यक्तिकोही शुक्राचार्य ऐसा निश्चय किया ॥ ४ ॥ तिस समय बृहस्पतिने उनको सरल स्वभावयुक्त और मायासे मोहित देखकर कहा,यही देवगुरु बृहस्पति है,इस समय मेरा रूप धारण करके तुमको छलनाही इनका अभिप्राय है॥ ५ ॥यह देवताओंका कार्य साधनेके लिये तुम्हारे छलनेको,इस स्थानमें आये है,हे असुरप्रवरगण ! तुम लोग इनके वचनमे कभी विश्वास न करना ॥ ६ ॥ मैने शिवके निकटसे जो विद्या प्राप्त की है तुमको वही अध्ययन कराता हूं मै देवताओंके सहित युद्धमें तुमको निःसन्देह विजयी करूंगा॥ ७ ॥तव शुक्ररूपधारी गुरुके इसप्रकार वचन सुन .दैत्यगणोंने "यही शुक्राचार्य है"यह निश्चय करके उन्हीके वचनमे अतिशय विश्वास किया ॥८॥ जो हो, उस काल दानवगुरु शुक्राचार्यने यद्यपि दानवलोगोंको भलीभाँति

समझाया था, किन्तु तोभी उन्होने बृहस्पतिकी मायासे मोहित हो विपरीत कालकी विचित्रताके कारण वह सब कुछभी न समझे ॥ ९ ॥ तब उन्होंने स्थिरनिश्चय होकर महात्मा शुक्राचार्यसे कहा, यही हमारे बुद्धिप्रद और हितनिरत गुरु है ॥ १० ॥ इन्हीं धार्मिकचूडामणि भार्गवने दशवर्षतक हमको उपदेश दिया है, तुम हमारे गुरु नहीं हो वरन् मायावी बोध होते हो, अतएव इस स्थानसे चले जाओ ॥ ११ ॥ मूढबुद्धि दैत्यगणोंने भार्गवसे इस प्रकार कह और वारंवार भर्त्सना कर शुक्ररूपी सुरगुरुको प्रणाम और अभिवादनपूर्वक प्रसन्न मनसे उनको ही गुरु समझकर ग्रहण किया ॥ १२ ॥ इधर शुक्राचार्यने दैत्योंको सुरगुरुका अत्यन्त अनुवर्त्ती देख और बृहस्पतिके वचनमें विश्वास करनेके कारण वञ्चित हुआ स्थिर कर क्रोधयुक्त हो उनको यह शापदिया कि ॥ १३ ॥ जब मेरे सम

एवंतेनिश्चयंकृत्वाततोभार्गवमब्रुवन् ॥ अयंगुरुर्नोधर्मात्माबुद्धिदश्चहितेरतः ॥ १० ॥ दशवर्षाणिसततमयंनःशास्तिभार्गवः ॥ गच्छत्वंकुह कोभासिनाऽस्माकंगुरुरप्युत ॥ ११ ॥ इत्युक्त्वाभार्गवंमूढानिर्भर्त्स्यचपुनःपुनः ॥ जगृहुस्तंगुरुंप्रीत्याप्रणिपत्याऽभिवाद्यच ॥१२॥ काव्य स्तुतन्मयान्दृष्ट्वाचुकोपाऽथशशापच ॥ दैत्यान्विबोधितान्मत्वागुरुणाचातिवंचितान् ॥ १३ ॥ यस्मान्मयाबोधितावैगृह्णीयुर्नचमेवचः ॥ तस्मात्प्रनष्टसंज्ञावैपराभवमवाप्स्यथ ॥ १४ ॥ मदवज्ञाफलंकामंस्वल्पेकालेह्यवाप्स्यथ ॥ तदाऽस्यकपटंसर्वंपरिज्ञातंभविष्यति ॥ १५ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वाऽसौजगामाऽऽशुभार्गवःक्रोधसंयुतः ॥ बृहस्पतिर्मुदंप्राप्यतस्थौतत्रसमाहितः ॥ १६ ॥ ततःशप्तान्गुरुर्ज्ञात्वादै त्यांस्तान्भार्गवेणहि ॥ जगामतरसात्यक्त्वास्वरूपंस्वंविधायच ॥ १७ ॥ गत्वोवाचतदाशक्रंकृतंकार्यमयाध्रुवम् ॥ शप्ताःशुक्रेणतेदैत्यामया त्यक्ताःपुनःकिल ॥ १८ ॥ निराधाराःकृतानूनंयतध्वंसुरसत्तमाः ॥ संग्रामार्थंमहाभागशापदग्धामयाकृताः ॥ १९ ॥

झाने पर भी तुमने मेरा वचन ग्रहण नही किया, तब तुम संज्ञाहरण होकर पराभवको प्राप्त होगे ॥ १४ ॥ तुम लोगोंने मेरी जो अवज्ञा की है, उसका फल अल्प कालमेंही प्राप्त होगा और उस समय इन सुरगुरुका कपटभाव भलीभांति अनुभव करसकोगे ॥ १५ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! इस प्रकार कहकर शुक्राचार्य क्रोधमें भरे हुए शीघ्र चले गये और बृहस्पति हृष्ट तथा स्थिरचित्त होकर उस स्थानमें कुछ काल अवस्थिति करने लगे ॥ १६ ॥ तदनन्तर दैत्योंको भार्गवके शापसे अभिशप्त हुआ जान उन्होंने उस स्थानको त्याग किया और अपना रूपधारणपूर्वक ॥ १७ ॥ शीघ्र इन्द्रके समीप आनकर उनसे कहा, मैंने इस समय निश्चयही कार्य साधन किया है, क्योंकि भार्गवने दैत्योंको शाप दिया है और मैने भी इस समय उनको परित्याग किया है ॥ १८ ॥ वह निराश्रय हुए

हे महाभाग ! सुरसत्तमगण ! मैने दैत्यगणोंको शापदग्ध किया है, तुम इस समय उनके संग युद्ध करनेकी चेष्टा करो ॥ १९ ॥ देवराज इन्द्र सुरगुरु बृहस्पति
जीका इस प्रकार वचन सुनकर प्रसन्नचित्त हुए और संपूर्ण देवतागणोंने संतुष्ट हो बृहस्पतिकी पूजा करी ॥ २० ॥ और पुनर्वार निर्जनमें परामर्श कर संग्रामके
निमित्त उद्योग करनेलगे इसके पीछे देवता मिलित हो संग्रामको असुरगणोके सन्मुख अग्रसर हुए ॥ २१ ॥ महाबलशाली देवताओको उद्योगसहित संग्रामके
निमित्त आता जान और गुरुदेवको अन्तर्धान हुआ जान दैत्यगण अत्यन्त चिन्तायुक्त हुए ॥ २२ ॥ उसकाल परस्परमे कहने लगे. अहो ! हम उन सुरगुरुकी
मायासे मोहित हुए है. महात्मा शुक्राचार्यने क्रुद्ध होकर हमको परित्याग किया हैं. इस समय उनको प्रसन्न करना हमारा एकान्त कर्त्तव्य है ॥ २३ ॥ वह
मायामय भ्रातृभार्यागामी, अन्तर्मलिन, बहिःशुचि और कपटपण्डित सुरगुरु हमको निस्संदेह छल कर इस समय अन्तर्धान हुआ है ॥ २४ ॥ अब हम क्या करें?
इतिश्रुत्वागुरोर्वाक्यंमघवामुदमाप्तवान्॥जहृषुश्चसुराःसर्वेंप्रतिपूज्यबृहस्पतिम्॥२०॥संग्रामायमतिंचक्रुःसंविचार्यमिथःपुनः॥ निर्ययुर्मिलिताः
सर्वेदानवाऽभिमुखाःसुराः ॥२१॥ सुरान्समुद्यताञ्ज्ञात्वाकृतोद्योगान्महाबलान् ॥ अंतर्हितंगुरुंचैवबभूवुश्चिंतयाऽन्विताः॥२२॥ परस्परमथो
चुस्तेमोहितास्तस्यमायया ॥ संप्रसाद्योमहात्माचयातोऽसौरुष्टमानसः॥२३॥ वंचयित्वागतःपापोगुरुःकपटपंडितः ॥ भ्रातृस्त्रीलंभनःप्रायोम
लिनोंऽतर्बहिःशुचिः ॥ २४ ॥ किंकुर्मःक्वगच्छामःकथंकाव्यंप्रकोपितम् ॥ कुर्वीमहिसहायार्थप्रसन्नंहृष्टमानसम् ॥ २५ ॥ इतिसंचिंत्यतेस
र्वेमिलिताभयकंपिताः ॥ प्रह्लादंपुरतःकृत्वाजग्मुस्तेभार्गवंपुनः ॥ २६ ॥ प्रणेमुश्चरणौतस्यमुनेर्मौनभृतस्तदा ॥ भार्गवस्तानुवाचाथरोषसंरक्त
लोचनः ॥२७॥ मयाप्रबोधितायूयंमोहितागुरुमायया ॥ नगृहीतंवचोयोग्यंतदायाज्याहितंशुचि ॥ २८ ॥ तदाऽवगणितश्चाऽहंभवद्भिस्तद्वशं
गतैः ॥ प्राप्तंनूनंमदोन्मत्तैर्ममाऽवमानजंफलम् ॥२९॥ तत्रगच्छतसद्भद्रायत्रासौकपटाकृतिः ॥ वंचकःसुरकार्यार्थीनाऽहंतद्वद्विवंचकः ॥३०॥
कहां जायँ ? किस प्रकार उन क्रोधित शुक्राचार्यजीको अपनी सहायताके निमित्त प्रसन्न करें ? ॥ २५ ॥ दैत्यलोग इसप्रकार चिन्ता कर सब मिलित हो. भयसे
व्याकुलचित्त हुए प्रह्लादको आगे किये शुक्राचार्य जीके समीप गये ॥ २६ ॥ भार्गव शुक्राचार्यजी दैत्यगणोंको देखकर चुप रहे, जब दैत्योंने उनके चरणकम
लोंमे प्रणाम किया, तब वह क्रोधितहो लाल नेत्र कर उनसे कहने लगे ॥ २७॥ जब कि मेरे समझादेनेपर भी तुमने कपटगुरुकी मायासे मोहित हो, मेरा पवित्र हितकर
और ज्ञानगर्भ वचन नहीं सुना ॥ २८ ॥ बरन उनके वशवर्ती और मदसे उन्मत्त होकर मेरी अवज्ञा करी, तब तुम उसका फल अवश्य पाओगे ॥ २९ ॥ तुम
इस समय कल्याणसे भ्रष्ट हुए हो, अर्थात् अपने आपही अपना सर्वनाश किया है, अब जहाँ वह कपटरूपी सुरकार्यार्थी वंचक पण्डित है, वहीं जाओ, मुझको उसकी

समान छली मत जानो॥ ३०॥व्यासजीने कहा हे राजन्!शुक्राचार्यजीके इसप्रकार संदिग्धवचन कहनेपर प्रह्लाद उस समय उनके चरण पकडकर यह वचन कहने लगे ॥ ३१ ॥ प्रह्लादने कहा हे गुरुदेव भार्गव! हम इस समय कातरभावसे आपके निकट आये हैं. हे सर्वज्ञ!हम आपके यजमान हितकर पुत्रके समान है, अतएव आप हमारा पारित्याग न कीजिये॥ ३२॥आपके मंत्रलाभार्थ गमन करनेपर,अवसर पाय उस नटरूपी आपका वेषधारी दुरात्मा बृहस्पतिने मधुरालापद्वारा हमको छला है ॥ ३३ ॥ आपसे अधिक क्या कहैं?धीरचित्त महात्मा अज्ञानकृत अपराधसे कुपित नहीं होते,आप सर्वज्ञ हैं हमारा चित्त जो आपमें ही एकान्त आसक्त है. यह आप जानते ही है ॥ ३४ ॥ हे महाबुद्धे! आप तपोबलके प्रभावसे हमारे मनका भाव जानकर कोपका पारित्याग कीजिये,मुनिगण कहते हैं कि साधुगणोंका

व्यासउवाच ॥ एवंब्रुवंतंशुक्रंतुवाक्यंसंदिग्धयागिरा ॥ प्रह्लादस्तंतदोवाचगृहीत्वाचरणौततः॥३१॥ प्रह्लादउवाच ॥ भार्गवाऽद्यसमायातान्याज्यानस्मांस्तथाऽऽतुरान् ॥ त्यक्तुंनार्हसिसर्वज्ञत्वद्धितांस्तनयान्हिनः ॥ ३२ ॥ गतेत्वयितुमंत्रार्थंशैलूषेणदुरात्मना ॥ त्वद्वेषमधुराऽऽलापैर्वयंतेनप्रवंचिताः ॥ ३३ ॥ अज्ञानकृतदोषेणनैवकुप्यतिशांतिमान् ॥ सर्वज्ञस्त्वंविजानासिचित्तंनःप्रवणंत्वयि ॥ ३४ ॥ ज्ञात्वानस्तपसाभावंत्यजकोपंमहामते ॥ ब्रुवंतिमुनयःसर्वेक्षणकोपाहिसाधवः ॥ ३५ ॥ जलंस्वभावतःशीतंवह्न्यातपसमागमात् ॥ भवत्युष्णंवियोगाच्चशीतत्वमनुगच्छति ॥३६॥ क्रोधश्चांडालरूपोवैत्यक्तव्यःसर्वथाबुधैः ॥ तस्माद्रोषंपरित्यज्यप्रसादंकुरुसुव्रत ॥ ३७ ॥ यदिनत्यजसिक्रोधंत्यजस्यस्मान्सुदुःखितान् ॥ त्वयात्यक्तामहाभागगमिष्यामोरसातलम् ॥३८॥ व्यासउवाच ॥ प्रह्लादस्यवचःश्रुत्वाभार्गवोज्ञानचक्षुषा ॥ विलोक्यसुमनाभूत्वातानुवाचहसन्निव ॥ ३९ ॥ नभेतव्यंनगंतव्यंदानवावारसातलम् ॥ रक्षयिष्यामिवोयाज्यान्मंत्रैरवितथैःकिल ॥ ४० ॥हितंसत्यंब्रवीम्यद्यशृणुध्वंतत्तुनिश्चयम् ॥ वचनंममधर्मज्ञाःश्रुतंयद्ब्रह्मणःपुरा ॥ ४१ ॥

कोप चिरस्थायी नहीं है॥ ३५॥हे मुने!जल स्वभावसे ही शीतल है यद्यपिअग्निके द्वारा तापसे वह उष्ण होता है, किन्तु क्षण काल पीछे ताप दूरहोनेसे फिर शीतल हो जाता है॥ ३६॥हे सुव्रत!क्रोध चण्डालकी समान है, अतएव पण्डितगण उसको पारित्याग करते है. आपके निकट प्रार्थना हैकि,आप हमारेप्रतिकोपदूरकरकेप्रसन्न हूजिये॥ ३७॥यदि आप क्रोधका पारित्याग न करके इसप्रकार घोरदुःखाभिभूत हमलोगोका पारित्याग करेंगे, हे महाभाग! तो आपसे पारित्यक्त होकर हम रसातलमें प्रवेश करेंगे॥ ३८॥व्यासजी बोले हे राजन्!शुक्राचार्य प्रह्लादके वचन सुन ज्ञाननेत्रसे देख प्रसन्नचित्त हुए और कुछ एक हंसकर कहने लगे॥ ३९॥तुमको अब भय करना वा रसातलमें प्रवेश करना नहीं पड़ेगा, तुम हमारे यजमान हो, मै तुम्हारी अमोघमंत्रके प्रभावसे अवश्य रक्षा करूंगा ॥ ४० ॥ हे धर्मज्ञगण ! पूर्वकालमें ब्रह्माजीने जो

कहा था उसीके अनुसार हमारे यह सत्य हितकर और निश्चित वचन सुनो॥ ४१ ॥जो अवश्य होनेवाली बातहै वह शुभहो वा अशुभहो अवश्यही होगी, पृथ्वीतलमे कोइ भी दैवके विरुद्ध नहीं करसक्ता॥ ४२॥तुमलोग इससमय कालकी गतिसे निःसंदेह हीनबल हुएहो, अतएव इससमयतुमको देवताओंके प्रभावसे पराभूतहोकर एकबार पातालतलमें गमन करना पडेगा॥ ४३॥ब्रह्माजीने कहा है कि, जब तुम्हारा त्रैलोक्य राजभोग करनेका पर्याय काल उपस्थित हुआ था तब तुमने समृद्धिपरिपूर्ण इस त्रैलोक्यका आधिपत्य सुखभोगाहै॥ ४४॥ तुमने दैवबलसे देवताओंको आक्रमण कर उनके मस्तकपर चरणधर पूर्ण दश युगपर्यंत निर्विघ्न त्रैलोक्यसुख संभोग किय है ॥ ४५ ॥ सावर्णिक मन्वन्तरमे यह राज्य फिर तुम्हारे अधिकारमे होगा । उस कालमें बलिनामक तुम्हारे वंशमें त्रैलोक्यविजयी प्रह्लादका पौत्र राज्यको प्राप्त

अवश्यंभाविनोभावाःप्रभवंतिशुभाऽशुभाः ॥ दैवंनचाऽन्यथाकर्तुक्षमःकोऽपिधरातले ॥ ४२ ॥ अद्यमंदबलायूयंकालयोगादसंशयम् ॥ देवैर्जिताःसकृच्चाऽपिपातालंप्रतिपत्स्यथ ॥ ४३ ॥ प्राप्तःपर्यायकालोवइतिब्रह्माऽभ्यभाषत ॥ भुक्तंराज्यंभवद्भिश्चपूर्णंसर्वसमृद्धिमत्॥४४॥ युगानिदशपूर्णानिदेवानाक्रम्यमूर्धनि ॥ दैवयोगाच्चयुष्माभिर्भुक्तंत्रैलोक्यमूर्जितम् ॥ ४५ ॥ सावर्णिकेमनौराज्यंपुनस्तत्तुभविष्यति ॥ पौत्रस्त्रैलोक्यविजयीराज्यंप्राप्स्यतितेबलिः ॥ ४६ ॥ यदावामनरूपेणहृतंदेवेनविष्णुना ॥ तदैवचभवत्पौत्रःप्रोक्तोदेवेनजिष्णुना ॥ ४७ ॥हृतंयेनबलेराज्यंदेववांछार्थसिद्धये ॥ त्वमिन्द्रोभविताचाग्रेस्थितेसावर्णिकेमनौ ॥ ४८ ॥ भार्गवउवाच ॥ इत्युक्तोहरिणापौत्रस्तवप्रह्लादसांप्रतम् ॥ अदृश्यः सर्वभूतानांगुप्तश्चरतिभीतवत् ॥ ४९ ॥ एकदावासवेनासौबलिर्गर्दभरूपभाक् ॥ शून्येगृहेस्थितःकामंभयभीतःशतक्रतोः ॥ ५० ॥ पृष्टश्चबहुधातेनवासवेनबलिस्तदा ॥ किमर्थंगार्दभंरूपंकृतवान्दैत्यपुंगव ॥ ५१ ॥ भोक्तात्वंसर्वलोकस्यदैत्यानांचप्रशासिता ॥ "नलज्जाखररूपेणतवराक्षससत्तम ॥" तस्यतद्वचनंश्रुत्वादैत्यराजोबलिस्तदा ॥ ५२ ॥

होकर विशेष ख्यातिलाभ करेगा ॥ ४६ ॥ वैकुण्ठनाथ हरिने जब वामनरूपसे बलिका राज्य हरण किया था तब भगवान् जनार्दन विष्णुने दैत्यराज बलिसे कहा था ॥ ४७ ॥ कि मैने देवताओंकी वांछितार्थ सिद्धिके लिये छलसे तुम्हारा राज्य हरण किया आगामी सावर्णिक मन्वन्तर उपस्थित होनेपर तुम्हीं इन्द्र होगे इसमें सन्देह नहीं ॥४८॥ हे प्रह्लाद ! भगवान् हरिके वचनानुसार तुम्हारा पुत्र बलि इससमय सब भूतोसे अदृश्य रहकर अत्यन्त भीतकी समान अवस्थिति करता है ॥४९॥ वह इन्द्रके भयसे भीत होकर गर्दभरूप धारणपूर्वक शून्यगृहमें अवस्थित है ॥५०॥ इसीसमय एक दिन देवराजने उसको देखकर अनेक प्रकार उससे गर्दभ देहधारण करनेका कारण पूंछा॥५१॥हे दैत्यवर ! तुम सदा सर्वलोकसुखभोग करते और तुम्हीं दैत्यगणोंके शासनकर्त्ता थे, हे दैत्यसत्तम ! सब लोकोके ऊपर

तुम्हारा अचल आधिपत्य था अतएव गर्दभरूप धारण करनेमे तुमको लज्जा उत्पन्न क्यों नहीं होती? दैत्यराज बलिने उनका यह वचन सुनकर कहा ॥ ५२ ॥ हे शक्र ! इस विषयमे शोक वा दुःख क्या है ? जब कि महातेजा विष्णुनेभी मत्स्यकच्छपका रूप धारण किया है ॥५३॥ तो मै जो कालवशतःखराकार धारण करके रहता हूं इसमें फिर आश्चर्य क्या है? आप ब्रह्महत्याके पीछे जिसप्रकार मानससरोवरमें कमलके मध्य संलीन होकर स्थित थे ॥ ५४ ॥ इसीप्रकार मैभी इस समय कातर हो गर्दभरूप धारण कर स्थित रहता हूं हे पाकशासन ! दैवाधीन पुरुषव्यक्तिको सुख दुःख क्या है? उसके पक्षमें सभी समान हैं ॥५५ ॥ क्योंकि काल जब जिसप्रकार इच्छा करता है तब वह उसके प्रति निःसंदेह उसी प्रकार कार्य करता है. भार्गव शुक्राचार्य बोले हे प्रह्लाद!बलि और देवराज आपसमें इसप्रकार वार्तालाप

प्रोवाचवचनंशक्रंकोऽत्रशोकःशतक्रतो ॥ यथाविष्णुर्महातेजामत्स्यकच्छपतांगतः ॥५३ ॥ तथाऽहंखररूपेणसंस्थितःकालयोगतः ॥ यथात्वं कमलेलीनःसंस्थितोब्रह्महत्यया ॥५४॥ पीडितश्चतथाह्यद्यस्थितोऽहंखररूपधृक् ॥ दैवाधीनस्यकिंदुःखंकिंसुखपाकशासन ॥ ५५ ॥ कालः करोतिवैनूनयदिच्छतियथातथा ॥ भार्गवउवाच ॥ इतितौबलिदेवेशौकृत्वासंविदमुत्तमाम् ॥ ५६ ॥ प्रबोधंप्रापतुःकामंयथास्थानंचजग्मतुः ॥ इत्येतत्तेसमाख्यातामयादैवबलिष्ठता ॥ ५७॥ दैवाऽऽधीनंजगत्सर्वंसदेवासुरमानुषम् ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेचतुर्थस्कंधेचतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥छ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाभार्गवस्यमहात्मनः ॥ प्रह्लादस्तुसहृष्टोबभूवनृपनंदनः ॥ १ ॥ ज्ञात्वादैवंबलिष्ठंचप्रह्लादस्तानुवाचह ॥ कृतेऽपियुद्धेनजयोभविष्यतिकदाचन ॥ २ ॥ तदातेजयिनःप्रोचुर्दानवामदगर्विताः ॥ संग्रामस्तुप्रकर्तव्योदैवंकिंन विदामहे ॥ ३ ॥ निरुद्यमानां दैवंहिप्रधानमसुराऽधिप ॥ केनदृष्टंक्वादृष्टंकीदृशंकेननिर्मितम् ॥ ४ ॥

करके॥५६॥दोनो प्रबोधको प्राप्त हुए और दोनो यथेच्छ स्थानको चलेगये हे असुरसत्तम!मैने दैवकी बलवानताके विषयमे यह उपाख्यान तुम्हारे निकट वर्णनकिया ॥५७॥सुरअसुर और मनुष्यसहित यहसंपूर्ण जगत् दैवकेही अधीन जानना चाहिये॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेचतुर्थस्कंधेभाषाटीकायां चतुर्दशोऽध्यायः ॥१४॥ दोहा-देवासुरकी युद्धकी,शांति भई जेहि भाय॥कहब पंचदशमे कथा सुमिरि शिवा सुखदाय॥व्यासजी बोले हे महाराज जनमेजय!प्रह्लाद महात्मा भार्गवके पूर्वोक्तवचन सुनकर आनन्दित हुए ॥१॥ तब उन्होने दैवको बलवान् जानकर दैत्योंमे कहा हे दैत्यलोगो ! देवताओंसे युद्ध करनेपर भी कभी हमारी जीत न होगी ॥ २॥ फिर विजयी मदगर्वित दानवोंने प्रह्लादसे कहा संग्राम हमारा अवश्य कर्त्तव्य है. दैव किसको कहते है सो हम नहीं जानते ॥ ३ ॥ हे असुरेन्द्र जो उद्योगहीन अर्थात्

अकर्मण्य हैं दैव उनकाही प्रधान आश्रय है दैव किसप्रकार है ? उसको किसने बनाया है ? और किसने उसको कहाँ देखा है ॥ ४ ॥ जो हो हम इस समय बल
अवलम्बन करके युद्धमे प्रवृत्त होंगे, हे दैत्यप्रवर । आप अतिशय बुद्धिशाली और सर्वज्ञ हैं अतएव हमारे प्रधान नायक होकर इससमय युद्धकार्य संपादन कीजिये
॥५॥ हे राजन् ! दैत्यलोगोके इसप्रकार कहनेपर प्रवल–वैरि–विनाशन प्रह्लादने दैत्यकुलके सेनापति होकर देवताओंको युद्धमें बुलाया॥६॥देवता असुरोंको युद्धमें
उपस्थित देख अस्त्र शस्त्र धारण कर सुसज्जितहो उनसे संग्राम करनेलगे ॥७॥ तिसकाल प्रह्लाद और इन्द्रका पूर्ण सौवर्षपर्यंत भयंकर संग्राम हुआ इस युद्धके देखनेसे
मुनियोंकोभी आश्चर्य उत्पन्न हुआथा॥८॥ हे राजन् उस उपस्थित दारुण संग्राममें शुक्राचार्यके अनुगत प्रह्लाद प्रमुख दैत्यगणोकी जीतहुई॥९॥ तव इन्द्र सुरगुरुके
वचनानुसार सर्वदुःखविनाशिनी मुक्तिप्रदा परात्परा कल्याणदायिनी भुवनेश्वरीको मनमें स्मरण करके स्तव करनेमे प्रवृत्तहुए ॥१०॥ इन्द्रने कहा हे महामाये देवि!

इत्युक्तस्तैस्तदाराजन्प्रह्लादःप्रवलारिहा ॥ सेनानी
भवाग्रेदैत्यवर्यत्वंसर्वज्ञोऽसिमहामते ॥ ५ ॥ तस्माद्युद्धंकरिष्यामोबलमास्थायसांप्रतम् ॥
सर्वेसंभृतसंभारादेवास्तान्समयोधयन् ॥ ७ ॥ संग्रामस्तु
तेऽपितत्रासुरान्दृष्ट्वासंग्रामेसमुपस्थितान् ॥ श्चतदाभूत्वादेवान्युद्धेसमाह्वयत् ॥६॥
जयमापुस्तदादैत्याःप्रह्लादप्र
वर्तमानेमहायुद्धेशुक्रेणप्रतिपालिताः ॥ तदाघोरःशक्रप्रह्लादयोर्भवत्॥पूर्णवर्षशतंतत्रमुनीनांविस्मयावहः ॥ ८ ॥
इंद्रउवाच ॥ जयदेविमहामा
सस्मारमनसादेवींमुक्तिदांपरमांशिवाम् ॥१०॥ मुखानृप ॥ ९ ॥ तदेवेंद्रोगुरोर्वाक्यात्सर्वदुःखविनाशिनीम् ॥
दशतत्त्वात्मिकेमातर्महाबिंदुस्व
नमस्तेभुवनेशानिशक्तिदर्शननायिके॥ येशूलधारिणिचांबिके ॥ शंखचक्रगदापद्मखड्गहस्तेऽभयप्रदे ॥११॥
पंचकोशांतरगतेपुच्छब्रह्म
प्राणाऽग्निहोत्रविद्येतेनमोदीपशिखात्मिके ॥ १३ ॥ रूपिणी ॥ १२ ॥ महाकुंडलिनीरूपेसच्चिदानंदरूपिणी ॥
स्वरूपिणि ॥ आनंदकलिकेमातःसर्वोपनिषदर्चिते ॥ १४ ॥

हे शूलधारिणि अम्बिके । आप सब विश्वको अभय देनेको शंख चक्र गदा पद्म और कृपाण धारण करती हैं ॥११॥ हे भुवनेशानि । आपको नमस्कार है आपही
शक्तिके प्रधान प्रतिपादक दर्शनशास्त्रकी नायिका और शैव शाक्त तथा वैष्णवादि मतसे अनेकभाँति तत्वोकी भिन्नता रहनेपरभी आप दशतत्वात्मिका हे. हे मातः!
आपही महाविद्याबिंदुस्वरूपिणी हैं मैं आपको नमस्कार करता हूं ॥१२॥ हे मातः । आपही आधार पद्ममे स्थित महाकुण्डलिनी हैं आपही सच्चिदानंदस्वरूपिणी
हैं आपही प्राण और अग्निहोत्र यागस्वरूपिणी अर्थात् आपही उक्त दोनो यागोकी अधिदेवता है मेघोंके उदयहोनेपर जिसप्रकार बिजली प्रकाश पातीहै वैसेही आप
हृदयाकाशमें सर्वदा अग्निके शिखाकी समान दीप्तिको प्राप्त होती है । हे माता ! आपको नमस्कार करता हूं ॥ १३ ॥ हे जननि ! आपही अन्नमय प्राणमय मनो
मय विज्ञानमय और आनन्दमय इन पचकोषमें अवस्थित रही हैं. आपही आनन्दमयकोशमें ब्रह्मस्वरूपिणी है. हे माता ! आपही आनन्दकलिका और परा ब्रह्म

विद्यारूप सब उपनिषद्की परिपूजिता हैं हे जननि ! आपको नमस्कार करता हूं ॥ १४ ॥ हे मातः ! आप हमारे प्रति प्रसन्न हूजिये हम दैत्योंसे पराजित और हीन तेज हुए है आप हमारी रक्षा कीजिये । हे सर्वशक्तिसंपन्ने देवि ! केवल आपही इस भुवनमें आश्रयदायिनी होकर हमारा दुःख दूर करनेमें समर्थ होतीहै ॥ १५ ॥ हे देवि ! जो सदा आपका ध्यान करते है वेही प्रकृत सुखी है और जो आपका ध्यान नहीं करते उनका शोक और भय दूर नहीं होता. सुतरां वे केवल दुःखही भोगते है जो मोक्षार्थी सदा आपका ध्यान धारण करते है वे सज्जनगण अभिमानरहित और निःसंग होकर संसारसमुद्रका अपारपार देखते हैं इस विषयमें कुछ संदेह नहीं है ॥ १६ ॥ हे विश्वजननि देवि ! विश्वकी रक्षाके लिये अपका प्रभाव विख्यात है. कहैं क्या ? आपके प्रभावसे दुःखी पुरुषकी पीडा दूर होती है। आपही इस सम्पूर्ण संसारका संहार करनेको, कालरूपिणी होकर रहती है. हे अंब ! मंदमतिमनुष्योंमें कौन आपका आचरित जान सकता है ?॥ १७ ॥ सूर्य, मैं, यम, वरुण,

मातःप्रसादसुमुखीभवहीनसत्त्वांस्त्रायस्वनोजननिदैत्यपराजितान्वै॥त्वंदेविनःशरणदाभुवनेप्रमाणाशक्ताऽसिदुःखशमनेऽखिलवीर्ययुक्ते१५॥ ध्यायंतियेऽपिसुखिनोनितरांभवंतिदुःखान्विताविगतशोकभयास्तथाऽन्ये ॥ मोक्षाऽर्थिनोविगतमानविमुक्तसंगाःसंसारवारिधिजलंप्रतरंति संतः ॥ १६ ॥ त्वंदेविविश्वजननिप्रथितप्रभावासंरक्षणार्थमुदिताऽऽर्तिहरप्रतापा ॥ संहर्तुमेतदखिलंकिलकालरूपाकोवेत्तितेऽबचरितंननुमंद बुद्धिः ॥ १७ ॥ ब्रह्माहरश्चहरिदश्वरथोहरिश्चइन्द्रोयमोऽथवरुणोऽग्निसमीरणौच ॥ ज्ञातुंक्षमानमुनयोऽपिमहानुभावायस्याःप्रभावमतुलंनिग माऽऽगमाश्च ॥ १८ ॥ धन्यास्तएवतवभक्तिपरामहांतःसंसारदुःखरहिताःसुखसिंधुमग्नाः ॥ येभक्तिभावरहितानकदापिदुःखांभोधिजनिक्षय तरंगमुमेतरंति ॥ १९ ॥ येवीज्यमानाःसितचामरैश्चक्रीडंतिधन्याःशिबिकाधिरूढाः ॥ तैःपूजितात्वंकिलपूर्वदेहेनानोपहारैरितिचिंतयामि ॥ ॥ २० ॥ येपूज्यमानावरवारणस्थाविलासिनीवृंदविलासयुक्ताः ॥ सामंतकैश्चोपनतैर्व्रजंतिमन्येहितैस्त्वंकिलपूजिताऽसि ॥ २१ ॥

अग्नि, पवन, महानुभाव मुनिगण, आगम, निगम, अधिक क्या ? ब्रह्मा विष्णु और महादेवभी आपका अतुल प्रभाव जाननेमे समर्थ नहीं है हे मातः । मैं आपके चरणोंमे नमस्कार करता हूं ॥ १८ ॥ हे उमे ! जो आपके प्रति भक्तिपरायण हैं वेही धन्य और वेही महान् है वे संसारके दुःखसे रहित होकर सदा सुखसागरमें मग्न रहतेहैं और जो आपके प्रति भक्तिविहीन है वे जन्ममृत्यु स्वरूप तरंगयुक्त दुःखसमुद्रके पार होनेमे किसीप्रकार समर्थ नहीं होते ॥ १९ ॥ हे देवि ! जो सदा श्वेत चामरसे वीज्यमान होता है और जो पालकीमे चढ़कर जाता आता है उसने निस्संदेह पूर्वजन्ममें अनेक प्रकारके उपहारसे आपकी पूजा की थी, अतएव इस जन्ममें उसके अनुरूप फल पाया है. यही मैं विचारता हूं ॥ २० ॥ जो मनुष्यमण्डलमें सदाही पूज्य है, जो श्रेष्ठ हाथीपर चढकर गमन करते है, जो विलासिनीगणोंके विलास

रसमे निमग्न होकर आनंद अनुभव करते हे, जो अधीनस्थ सामंतगणोंसे परिवेष्टित होकर गमन करते है. हे देवि ! मै विचारताहू कि, उन्होने पूर्वजन्ममें आपकी पूजाकी थी तिसीके फलसे इस सब सुखसंपत्तिलाभके अधिकारी हुए है ॥ २१ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! देवराज इन्द्र इसप्रकार स्तव कर रहे थे. इसीसमयमें देवी सिंहपर चढी सहसा प्रगटहुई॥ २२ ॥ उनकी चारो भुजा शंख, चक्र, गदा और पद्मसे सुशोभित थीं. उनके तीनो नेत्र अत्यन्त मनोहर, परिधान लाल वस्त्र और गलदेश दिव्य मालासे विभूषित था॥ २३ ॥ देवीने प्रसन्नवदन हो देवताओंसे कहा हे देवताओ! तुम भयका परित्याग करो. इस समय मै तुम्हारा मंगल करूंगी॥ २४ ॥ वह दिव्य सुन्दरी सिंहपर चढ़ी देवी देवताओंसे उक्त वचन कहकर जिस स्थानमे मदमत्त असुरगण स्थित थे, उसी स्थानमे चली गई ॥ २५ ॥ तब प्रह्लाद इत्यादि असुरगण देवीको आगे स्थित देख भयभीत हो परस्पर कहने लगे. इस समय क्या करना चाहिये ॥ २६ ॥ यह चण्डिका देवताओंकी रक्षा करनेको इस स्थानमे आई है

व्यासउवाच ॥ एवंस्तुतामघवतादेवीविश्वेश्वरीतदा ॥ प्रादुर्बभूवतरसासिंहारूढाचतुर्भुजा ॥२२॥ शंखचक्रगदापद्मान्बिभ्रतीचारुलोचना ॥ रक्तांबरधरादेवीदिव्यमाल्यविभूषणा ॥ २३ ॥ तानुवाचसुरान्देवीप्रसन्नवदनागिरा ॥ भयंत्यजंतुभोदेवाःशंविधास्येकिलाऽधुना ॥ २४ ॥ इत्युक्त्वासातदादेवीसिंहाऽऽरूढाऽतिसुन्दरी ॥ जगामतरसातत्रयत्रदैत्यामदान्विताः ॥२५॥ प्रह्लादप्रमुखाःसर्वेदृष्ट्वादेवीपुरःस्थिताम् ॥ ऊचुः परस्परंभीताःकिंकर्तव्यमितस्तदा ॥२६॥ देवनारायणंचाऽत्रसंप्राप्ताचंडिकाकिल ॥ महिषांतकरीनूनंचंडमुंडविनाशिनी ॥२७॥ निहनिष्य तिनःसर्वानंबिकानाऽत्रसंशयः ॥ वक्रदृष्ट्याययापूर्वनिहतौमधुकैटभौ ॥२८॥ एवंचिंताऽऽतुरान्वीक्ष्यप्रह्लादस्तानुवाचह ॥ योद्धव्यंनाऽथगंत व्यंपलाय्यदानवोत्तमाः ॥२९॥ नमुचिस्तानुवाचाऽथपलायनपरानिह ॥ हनिष्यतिजगन्मातारुषिताकिलहेतिभिः ॥३०॥ तथाकुरुमहाभाग यथादुःखंनजायते ॥ व्रजामोऽद्यैवपातालंतांस्तुत्वातदनुज्ञया ॥३१॥ प्रह्लादउवाच ॥ स्तौमिदेवींमहामायांसृष्टिस्थित्यंतकारिणीम् ॥ सर्वेषां जननींशक्तिंभक्तानामभयंकरीम् ॥३२॥ व्यासउवाच॥ इत्युक्त्वाविष्णुभक्तस्तुप्रह्लादःपरमार्थवित्॥तुष्टावजगतांधात्रींकृतांजलिपुटस्तदा॥३३॥

इसनेही महिषासुर और चण्डमुण्डको विनाश किया है ॥ २७ ॥ इसनेही वक्रदृष्टिसे पूर्वमे मधुकैटभको संहार किया था. अब वही अम्बिका हम सबका विनाश करेगी. इसमें सन्देह नहीं ॥ २८ ॥ प्रह्लादने दानवोंको इस प्रकार चिन्तातुर देखकर कहा हे दानवगण ! इस समय युद्ध न करके भागनाही उचित है ॥ २९ ॥ तब नमुचिनामक दैत्य भागते हुए दानवोंसे बोला कि, तुम्हारे पलायन करनेपर यह जगन्माता हस्त धृत अस्त्रद्वारा क्या तुमको विनाश करेगी ? ॥ ३० ॥ जो हो जिससे दोनों पक्षोंकी रक्षा हो, वही करना हमारा कार्य है. हम भुवनेश्वरीकी स्तुति कर, उनकी आज्ञा ले, अभी पातालतलमे गमन करेगे मैने यही स्थिर किया है ॥ ३१ ॥ तब प्रह्लादने कहा मैं सृष्टि, स्थिति, प्रलय करनेवाली सबकी जननी सर्वजनोंको अभय देनेवाली महामायाका स्तवन करताहू ॥ ३२ ॥ व्यासजी बोले कि, इसप्रकार

कह परमार्थतत्वके जाननेवाले विष्णुभक्त प्रह्लाद हाथ जोड देवी जगद्धात्रीका स्तवन करने लगे ॥ ३३ ॥ मालाके देखनेसे जिसप्रकार सर्पका भय होता है. इसी प्रकार जिनके आश्रयसे यह चराचर शोभा पाता है. जो इस अखिलका अधिष्ठानस्वरूप है. उन्हीं ह्रींकारबीजमूर्त्ति भुवनेश्वरीको मैं नमस्कार करताहूं ॥ ३४ ॥ हे देवि! आपसेही स्थावर जंगमादि इस सम्पूर्ण विश्वकी उत्पत्ति हुई है. ब्रह्मा, विष्णु इत्यादिक कर्ता निमित्तमात्र है. वास्तवमे आपनेही सृष्टि इत्यादि कार्यके निमित्त उनको उत्पन्न किया है ॥ ३५ ॥ हे महामाये! मै आपको नमस्कार करता हूं आप सबकी जननी है. जब सुर और असुरगण सभी आपसे उत्पन्न हैं, तब फिर आपकी दृष्टिमें देवता और दैत्यगणोंमें भेद किसप्रकार संभवित है?॥ ३६ ॥ जब उत्तम और अधम पुत्रमे माताकी भेदबुद्धि दिखाई नहीं देती, तो देवतालोग और हम लोगोंको भेदभावसे नहीं देखिये. यही हमारी प्रार्थना है ॥ ३७ ॥ हे देवि! आप सब पुराणोंमें विश्वजननी कहकर कीर्त्तित हुई है. अतएव हे मातः! देवतालोग

मालासर्पवदाभातियस्यांसर्वंचराचरम् ॥ सर्वाधिष्ठानरूपायैतस्यैह्रींमूर्तयेनमः ॥ ३४ ॥ त्वत्तःसर्वमिदंविश्वंस्थावरंजंगमंतथा ॥ अन्ये निमित्तमात्रास्तेकर्तारस्तवनिर्मिताः ॥ ३५ ॥ नमोदेविमहामायेसर्वेषांजननीस्मृता ॥ कोभेदस्तवदेवेषुदैत्येषुस्वकृतेषुच ॥ ३६ ॥ मातुः पुत्रेषुकोभेदोऽप्यशुभेषुशुभेषुच ॥ तथैवदेवेष्वस्मासुनकर्तव्यस्त्वयाऽधुना ॥ ३७ ॥ यादृशास्तादृशामातःसुतास्तेदानवाःकिल ॥ यतस्त्वं विश्वजननीपुराणेषुप्रकीर्तिता ॥ ३८ ॥ तेऽपिस्वार्थपरानूनंतथैववयमप्युत ॥ नांतरंदैत्यसुरयोर्भेदोऽयंमोहसंभवः ॥ ३९ ॥ धनदारादिभोगेषुवयंसक्तादिवानिशम् ॥ तथैवदेवादेवेशिकोभेदोऽसुरदेवयोः ॥ ४० ॥ तेपिकश्यपदायादावयंतत्संभवाःकिल ॥ कुतोविरोधसंभूतिर्जातामातस्तवाऽधुना ॥ ४१ ॥ नतथाविहितंमातस्त्वयिसर्वसमुद्भवे ॥ साम्यतैवत्वयास्थाप्यादेवेष्वस्मासुचैवहि ॥ ४२ ॥ गुणव्यतिकरात्सर्वेसमुत्पन्नाःसुराऽसुराः ॥ गुणान्विताभवेयुस्तेकथंदेहभृतोऽमराः ॥ ४३ ॥

जिसप्रकार आपके पुत्र है. हमभी उसीप्रकार हे ॥ ३८ ॥ हे जननि! वह जिसप्रकार स्वार्थमें तत्पर है. हमारा स्वार्थभी उसीप्रकार है. सुतरां दैत्य और देवताओंमें कोईभी भेद नहीं है. यदि कोई भेदबुद्धि करै तो वह भ्रान्तिमूलक है ॥ ३९ ॥ हे देवि! धन स्त्री इत्यादि विषयभोगमें हम जिसप्रकार आसक्त है देवता भी उसीप्रकार हैं. हे देवेशि! तो असुरगणोके सहित देवताओमें क्या भेद है? ॥ ४० ॥ हे मातः! वहभी महर्षि कश्यपजीकेपुत्र है और हमभी उन्हींके आत्मज हैं. अतएव इस विषयमें आपके स्नेहका विपरीतभाव किसप्रकार होसकता है?॥ ४१ ॥ हे विश्वजननि! आपमें ऐसा विरोध कहींभी दिखाई नहीं देता, इस कारण आप देवता और असुरगणोंको समान जानिये॥ ४२ ॥ देवतागण और असुरगण सभी गुणोके संयोगसे उत्पन्न हुए है. तो देवतागण देहधारी होकर किसप्रकार अधिक

गुणयुक्त होसक्ते हैं ॥ ४३ ॥ संपूर्ण देहमेंही काम, क्रोध और लोभ इत्यादिका अधिकार है तब कौन व्यक्ति अविरोधी होसक्ता है ? ॥ ४४ ॥ मै जानता हूं कि, आपनेंही कौतुकवशतः युद्ध देखनेको हमारा परस्पर भेद कराकर यह विरोध उपस्थित किया है ॥ ४५ ॥ नहीं तो हे चामुण्डे ! यदि हमारा कलह देखनेकी तुम्हारी इच्छा नहीं होती, तो हम भ्रातालोग परस्पर विरोध क्यों करते ? ॥ ४६ ॥ हे देवि ! हम धर्मकोभी जानते है शतक्रतुकोभी जानते हैं. तथापि विषय संभोगकेलिये हमारा सदाही कलह होता है ॥ ४७ ॥ हे अम्बिके ! इस संपूर्ण संसारमें तुम्हारे अतिरिक्त दूसरा कोई सबका शासन कर्त्ता दिखाई नहीं देता जो स्पृहा वान् है उनका वचन प्रतिपालन करनेमे कौन पंडित समर्थ होसक्ता है ? ॥ ४८ ॥ हे मातः ! किसी समयमे देवता और असुरोने मिलकर समुद्रका मथन किया था तब विष्णुने सुधा, रत्नबॉटनेके मिषसे देवता और असुरोंमे परस्पर भेद करादिया था ॥ ४९ ॥ हे मातः ! आपने जिनको जगद्गुरु और जगत्का पालनकर्त्ता

कामःक्रोधश्चलोभश्चसर्वदेहेषुसंस्थिताः ॥ वर्ततेसर्वदातस्मात्कोऽविरोधीभवेज्जनः ॥४४॥ त्वयामिथोविरोधोऽयंकल्पितःकिलकौतुकात् ॥ मन्या महेविभेदेननूनंयुद्धदिदृक्षया ॥४५॥ अन्यथाखलुभ्रातॄणांविरोधःकीदृशोऽनघे ॥ त्वंचेन्नेच्छसिचामुंडेवीक्षितुंकलहंकिल ॥४६॥ जानामिधर्मं धर्मज्ञेवेद्मिचाऽहंशतक्रतुम् ॥ तथाऽपिकलहोऽस्माकंभोगार्थंदेविसर्वदा ॥ ४७ ॥ एकःकोऽपिनशास्ताऽस्तिसंसारेत्वांविनाऽम्बिके ॥ स्पृहावत स्तुकःकर्तुंक्षमतेवचनंबुधः ॥४८॥ देवाऽसुरैरयंसिंधुर्मथितःसमयेक्वचित् ॥ विष्णुनाविहितोभेदःसुधारत्नच्छलेनवै ॥४९॥ त्वयाऽसौकल्पितः शौरिःपालकस्त्वंजगद्गुरुः ॥ तेनलक्ष्मीःस्वयंलोभाद्गृहीताऽमरसुंदरी ॥५०॥ ऐरावतस्तथेंद्रेणपारिजातोऽथकामधुक् ॥ उच्चैःश्रवाःसुरैःसर्वंगृहीतंवैष्णवेच्छया ॥५१॥ अनयंतादृशंकृत्वाजातादेवास्तुसाधवः ॥ "अन्यायिनःसुरानूनंपश्यत्वंधर्मलक्षणम् ॥" संस्थापिताःसुरानूनंविष्णुना बहुमानिना ॥ ५२ ॥ नूनंदैत्याःपराभूवन्पश्यत्वंधर्मलक्षणम् ॥ क्वधर्मःकीदृशोधर्मःक्वकार्यंक्वचसाधुता ॥ ५३ ॥

किया है उन्हेंनेही लोभके वशीभूत हो अमरसुंदरी लक्ष्मी देवीको ग्रहण किया था ॥ ५० ॥ देवराज इन्द्रने ऐरावत, पारिजात, कामधेनु, तथा उच्चैःश्रवा को ग्रहण किया था । इसी प्रकार विष्णुकी इच्छासे अन्यान्य देवताओंने उत्तम, उत्तम सामग्री ग्रहण करी थी ॥ ५१ ॥ क्या आश्चर्य है ! इसप्रकार अन्याय कार्य करनेपर भी देवता साधु हुए, वास्तवमे देवताही अन्यायकारी है इसमें सदेह नहीं । हे देवि ! आप इस विषयमें यथार्थ धर्म क्या है ? सो अवलोकन कीजिये, बहुमानी विष्णुने देवताओंको स्वपदमें स्थापित और दैत्योंको पराभूत किया है । हे देवि ! आप इस विषयमे धर्मका लक्षण अवलोकन कीजिये धर्म कहां है ? किस प्रकारका है ? धर्मका कार्य क्या है ? साधुता किस प्रकार है ? यह आप भली भॉति विचार करके देखिये, किसके धर्मकी रक्षा हुई है; किसकी

साधुता प्रकाशितत हुई है, किसकी जीत वा हार होनी उचित है ? क्योंकि इन सब बातोंके विचारनेमें आप भलीभाँति समर्थ हैं ॥ ५२ ॥ ५३ ॥ हाय मीमांसकगणोंका सिद्धान्त किसके सन्मुख प्रकाश करूं ? विचार करके देखनेसे यह जगत् विवादका क्षेत्र है, क्योंकि तार्किकगण युक्तिपथके पक्षपाती और वेदवादी विधिमार्गके अनुवर्त्ती है ॥ ५४ ॥ यह सब स्थूलबुद्धिगण इस संसारको एक जनके कर्त्तृत्वसे उत्पन्न और पालित स्वीकार करते हैं, तथा आपसमें विरोध करते है॥यदि इस अनन्त विस्तृत संसारमें एकही जन कर्त्ता हो तो एक कार्यमें परस्परका मतभेद और विरोध क्यों होता है ? वेदमें किस कारण एकमत दिखाई नहीं देता ? और सब शास्त्रोंका मतभी किस निमित्त पृथक् पृथक् है ?॥५५॥५६॥ वेदविद्गणोंके अभिप्रायकाभी अनैक्य क्यों देखा जाता है ? हे देवि ! यह स्थावर जंगमात्मक सब जगत् स्वार्थपरायण है, इसकारणही उक्त प्रकारका मतभेद हुआ है, इसमें संदेह नहीं ॥ ५७ ॥ इस संसारमें स्पृहाहीन पुरुष न है न होगा ॥

कथयामिचकस्याऽग्रेसिद्धंमैमांसिकंमतम् ॥ तार्किकायुक्तिवादज्ञाविधिज्ञावेदवादकाः ॥ ५४ ॥ उक्ताःसकर्तृकंविश्वंविदंतेजडात्मकाः ॥ कर्ताभवतिचेदस्मिन्संसारेविततेकिल ॥ ५५ ॥ विरोधःकीदृशस्तत्रचैककर्मणिवैमिथः ॥ वेदेनैकमतिःकस्माच्छास्त्रेष्वपितथापुनः ॥ ५६ ॥ नैकवाक्यंवचस्तेषामपिवेदविदांपुनः ॥ यतःस्वार्थपरंसर्वजगत्स्थावरजंगमम् ॥ ५७ ॥ निःस्पृहःकोऽपिसंसारेनभवेन्नभविष्यति ॥ शशिनाऽथगुरोर्भार्याहृताज्ञात्वाबलादपि ॥ ५८ ॥ गौतमस्यतथेंद्रेणजानताधर्मनिश्चयम् ॥ गुरुणाऽनुजभार्याचभुक्तागर्भवतीबलात् ॥ ५९ ॥ शप्तोगर्भगतोबालःकृतश्चांधस्तथापुनः ॥ विष्णुनाचशिरश्छिन्नंराहोश्चक्रेणवैबलात् ॥ ६० ॥ अपराधंविनाकामंतदाऽसत्त्ववतांबिके ॥ पौत्रो धर्मवतांशूरःसत्यव्रतपरायणः ॥ ६१ ॥ यज्वादानपतिःशांतःसर्वज्ञःसर्वपूजकः ॥ कृत्वाऽथवामनंरूपंहरिणाछलवेदिना ॥ ६२ ॥ वंचितोऽसौबलिःसर्वंहृतंराज्यंपुराकिल ॥ तथाऽपिदेवान्धर्मस्थान्प्रवदंतिमनीषिणः ॥ ६३ ॥ वदंतिचाटुवादांश्चधर्मवादाञ्जयंगताः ॥ एवंज्ञात्वा जगन्मातर्यथेच्छसितथाकुरु ॥ ६४ ॥

देखो चन्द्रमाने जानकर तथा सुनकरभी बलपूर्वक गुरुकी भार्याका हरण किया ॥ ५८ ॥ इन्द्रने धर्मके तत्त्वको निश्चय जानकरभी गौतमकी भार्याका हरण किया देवगुरुने अनुजकी भार्यासे बलपूर्वक रमण किया और ज्येष्ठकी गर्भवती भार्यासे ॥ ५९ ॥ बलात्कार करके गर्भगत बालकको शाप देकर अंधा किया । अधिक क्या ? सत्वगुणयुक्त विष्णुनेभी विना अपराध बलपूर्वक राहुका मस्तक काटा ॥ ६० ॥ हे अम्बिके ! धार्मिकगणोमें अग्रणी, सत्यव्रतपरायण यज्ञशील, वदान्य, शान्त, सर्वज्ञ मेरा पौत्र बलि, जो सबके मानकी रक्षा करता था छलावलम्बी हारिने वामनरूप धारणपूर्वक ॥ ६१ ॥ ६२ ॥ उसको छलकर उसके संपूर्ण राज्यका हरण कर लिया हाय ! तोभी मुनिगण देवताओंको धर्मका स्थापन कर्त्ता कहकर व्याख्या करते हैं ॥ ६३ ॥ क्या आश्चर्य है ? इस जगतमें जो

चाटुकार "बनावटी" कहते हैं, उनकीही जय और यथार्थधर्मवादी हैं, उनकाही क्षय होता है ॥ हे देवि ! आप जगत्की माता हैं, यह सब विचार कर जो इच्छा हो वही कीजिये ॥ ६४ ॥ सब दानवोंको अपनीही शरणागत जानो अब उनका वध वा रक्षा, जो उचित हो सो करो. देवीने कहा हे दानव लोगो ! तुम सब पातालको जाओ और समरजनित क्रोध छोड़कर निर्भय रहो वहाँ इच्छानुसार वासकरते रहो तुम लोग इस समय शुभ और अशुभ प्राप्तिके कारण स्वरूपकालकी प्रतीक्षा करो ॥ ६५ ॥ ६६ ॥ जो निर्वेदपरायण संसारसे पृथक् और विरागी हैं उनको सर्वदा सब स्थानोंमें ही सुख विद्यमान है और जिनका मन लोभाक्रष्ट है उनको त्रैलोक्यका राज्य प्राप्त होनेपरभी सुख नहीं होता ॥ ६७ ॥ अधिक क्या सत्ययुगमेंभी लोभपरायण पुरुष फल प्राप्त होनेपरभी सुखलाभ नहीं करसके ॥ ६८ ॥ अतएव तुम लोग पृथ्वी छोड़कर पातालको जाओ तुम विगतपाप हो मेरी आज्ञा मस्तकपर धारण करके पातालतलमें गमन

शरणादानवाःसर्वेजहिवारक्षवापुनः ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ सर्वेगच्छतपातालंतत्रवासंयथेप्सितम् ॥ ६५॥ कुरुध्वंदानवाःसर्वेनिर्भयागतमन्यवः ॥

कालःप्रतीक्ष्योयुष्माभिःकारणंसशुभेऽशुभे ॥ ६६ ॥ सुनिर्वेदपराणांहिसुखंसर्वत्रसर्वदा ॥ त्रैलोक्यस्यचराज्येऽपिनसुखंलोभचेतसाम् ॥६७॥

कृतेऽपिनसुखंपूर्णसस्पृहाणांफलैरपि ॥ तस्मात्त्यक्त्वामहीमेतांप्रयांत्वद्यमहीतलम्॥६८॥ ममाऽऽज्ञांपुरतःकृत्वासर्वेविगतकल्मषाः ॥ व्यासउ

वाच ॥ तच्छुत्वावचनंदेव्यास्तथेत्युक्त्वारसातलम् ॥६९॥ प्रणम्यदानवाःसर्वेगताःशक्त्याऽभिरक्षिताः ॥ अंतर्दधेततोदेवीदेवाःस्वभुवनंगताः

॥ ७० ॥ त्यक्त्वावैरंस्थिताःसर्वेतेतदादेवदानवाः ॥ एतदाख्यानमखिलंयःशृणोतिवदत्यथ ॥७१॥ सर्वदुःखविनिर्मुक्तःप्रयातिपदमुत्तमम् ॥

॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेचतुर्थस्कन्धेपञ्चदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ जनमेजयउवाच ॥ भृगुशापान्मुनिश्रेष्ठहरेरद्भुतकर्मणः ॥ अवताराः

कथंजाताःकस्मिन्मन्वन्तरेविभो ॥ १ ॥ विस्तराद्वदधर्मज्ञअवतारकथांहरेः ॥ पापनाशकरींब्रह्मञ्छ्रूतांसर्वसुखावहाम् ॥ २ ॥

करो. व्यासजी बोले दानवोने देवीका यह वचन सुनकर शिरोधारणकर ॥ ६९ ॥ और उनको प्रणाम कर तथा उनके द्वारा प्रतिपालित हो पातालमें चले गये इसके उपरान्त देवी अन्तर्धान होगई और देवता अपने अपने भवनको चले गये ॥ ७० ॥ इस प्रकार देवता और दानव लोग आपसका वैरभाव छोडकर वास करने लगे हे महाराज ! जो कोई इस आख्यानको पढ़ते है वा सुनते है ॥ ७१ ॥ वे सब प्रकारके दुःखोसे छूटकर भगवान्के परमपदको पाते हैं ॥ इति श्रीदेवी भागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायां पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ ॥ जनमेजय बोले हे विभो ! भृगुशापके कारण विचित्रकर्मा हरि किस मन्वन्तरमें किसप्रकार अवतीर्ण हुए थे ? ॥ १ ॥ हे धर्मज्ञ ! आप पापनाशिनी सर्वसुखदायिनी और कल्याणविधायिनी उन्हीं हरिके अवतारकी कथाका

विस्तारसहित वर्णन कीजिये॥ २॥ व्यासजीने कहा हे नरेन्द्र! जिस २ मन्वन्तर और जिस जिस युगमें भगवान् अवतीर्ण हुए थे,
भगवान् नारायणने जो जो आकार धारण करके जो जो कार्यसाधन किये थे. इस सम्भव मैं संक्षेपसे वे सब तुम्हारे निकट वर्णन करता हूं, श्रवण करो॥ ४॥ चाक्षुष
मन्वन्तरमें धर्मका अवतार प्रकाशित हुआ. तिसमें नरनारायणनामक दो धर्मके पुत्र अवतीर्ण होकर पृथ्वीतलमें विख्यात हुए थे॥ ५॥ फिर वर्त्तमान वैवस्वत मनुके
अधिकार समय दूसरे युगमें भगवान् हरि अत्रिऋषिके पुत्र होकर दत्तात्रेयनामसे अवतीर्ण हुए थे॥ ६॥ अत्रिकी अनसूयाने ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र इन तीन प्रधान
देवताओंको सन्तानरूपमें प्राप्त करनेकी इच्छाकी. उसीके अनुसार उन्होंने ऋषिपत्नीकी कामना पूर्ण करनेको उसके गर्भसे जन्म ग्रहण किया॥ ७॥ अनसूया
सती स्त्रियोंमें श्रेष्ठ थी. इस कारण केवल उसके प्रार्थना करतेही ब्रह्मा विष्णु और महेश्वरने उसके पुत्र होना स्वीकार किया॥ ८॥ तिनमें ब्रह्मा सोमरूपसे,

व्यासउवाच॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिअवतारान्हरेर्यथा॥ यस्मिन्मन्वन्तरेजातायुगेयस्मिन्नराधिप॥ ३॥ येनरूपेणयत्कार्यंकृतंनारायणेनवै॥
तत्सर्वंनृपवक्ष्यामिसंक्षेपेणतवाऽधुना॥ ४॥ धर्मस्यैवाऽवतारोऽभूच्चाक्षुषेमनुसंभवे॥ नरनारायणौधर्मपुत्रौख्यातौमहीतले॥ ५॥ अथवैवस्वता
ख्येऽस्मिन्द्वितीयेतुयुगेपुनः॥ दत्तात्रेयोऽवतारोऽत्रेःपुत्रत्वमगमद्धरिः॥ ६॥ ब्रह्माविष्णुस्तथारुद्रस्त्रयोऽमीदेवसत्तमाः॥ पुत्रत्वमगमन्देवास्तस्याऽ
त्रेर्भार्ययावृताः॥ ७॥ अनसूयाऽत्रिपत्नीचसतीनामुत्तमासती॥ ययासंप्रार्थितादेवाःपुत्रत्वमगमंस्त्रयः॥ ८॥ ब्रह्माऽभूत्सोमरूपस्तुदत्तात्रेयोहरिःस्व
यम्॥ दुर्वासारुद्ररूपोऽसौपुत्रत्वंतेप्रपेदिरे॥ ९॥ नृसिंहस्याऽवतारस्तुदेवकार्यार्थसिद्धये॥ चतुर्थेतुयुगेजातोद्विधारूपोमनोहरः॥ १०॥ हिरण्यकशि
पोःसम्यग्वधायभगवान्हरिः॥ चक्रेरूपंनारसिंहंदेवानांविस्मयप्रदम्॥ ११॥ बलेर्नियमनार्थायश्रेष्ठेत्रेतायुगेतथा॥ चकाररूपंभगवान्वामनंकश्य
पान्मुनेः॥ १२॥ छलयित्वामखेभूपंराज्यंतस्यजहारह॥ पातालेस्थापयामासबलिंवामनरूपधृक्॥ १३॥ युगेचैकोनविंशेऽथत्रेताख्येभगवान्हरिः॥
जमदग्निसुतोजातो रामोनाममहाबलः॥ १४॥ क्षत्रियांतकरःश्रीमान्सत्यवादीजितेंद्रियः॥ दत्तवान्मेदिनींकृत्स्नांकश्यपायमहात्मने॥ १५॥

स्वयं हरि दत्तात्रेयरूपसे और रुद्रदेव दुर्वासारूपसे प्रादुर्भूत हुए थे॥ ९॥ चौथे युगमें भगवान् देवताओंका कार्य साधनेके निमित्त मनोहर द्विरूप अर्थात् मृगेन्द्रमुख
और अवशिष्टांग नराकार धारण करके नृसिंहरूपसे अवतीर्ण हुए थे॥ १०॥ वे हिरण्यकशिपुको मारनेके लियेही देवतागणोंको भी विस्मित कर नृसिंहमूर्तिमें
अवतीर्ण हुए॥ ११॥ भगवान् हरिने बलिका प्रभाव प्रशमित, करनेके युगश्रेष्ठ त्रेतामे महर्षि कश्यपके औरसपुत्र होकर वामनरूप धारण किया था॥ १२॥
उन्ही वामनरूपधारी हरिने यज्ञस्थलमें छलपूर्वक बलिका राज्यग्रहण करके उसको पातालमें स्थापित किया था॥ १३॥ फिर त्रेतानामक एकोन
विंश युगमें भगवान् हरि जमदग्नि ऋषिके महाबल पुत्ररूपमें जन्म ग्रहण कर परशुराम नामसे विख्यात हुए॥ १४॥ वे रूपवान् सत्यवादी

और जितेन्द्रिय थे ! उनसेही क्षत्रियकुल निर्मूल हुआ और उन्होंनेही महात्मा कश्यप ऋषिको संपूर्ण पृथ्वीका राज्य समर्पण किया था ॥ १५ ॥ हे राजेन्द्र ! उन्हीं अद्भुतकर्मा हरिका परशुराम नामक पापविनाशक अवतार है ॥ १६ ॥ अनन्तर भगवान् हरि त्रेतायुगके समय रघुकुलमे रामनामसे दशरथके पुत्ररूपमें प्रादुर्भूत हुए थे ॥ १७ ॥ अनन्तर अष्टाविंशतिद्वापरयुगमे नरनारायणके अंशसे महाबलअर्जुन और कृष्णरूपसे पृथ्वीतलमे जन्म ग्रहण किया इन कृष्ण और अर्जुनने भूमिक भारका नाश करनेकेलिये जन्म ग्रहण करके ॥ १८ ॥ कुरुक्षेत्रमें अत्यन्तदारुण संग्राम उपस्थित किया । हे राजन् ! इसप्रकार युगयुगमें ॥ ॥ १९ ॥ हरिकी प्रकृतिके अनुरूप अनेक अवतार होते है. हे राजेन्द्र ! यह अखिल तीनों जगत् प्रकृतिके वशमें अवस्थित रहते है ॥ २० ॥ यह प्रकृति जिसप्रकार

योवैपरशुरामाख्योहरेरद्भुतकर्मणः ॥ अवतारस्तुराजेंद्रकथितःपापनाशनः ॥ १६ ॥ त्रेतायुगेरघोर्वंशेरामोदशरथात्मजः ॥ नरनारायणांशौ द्वौजातौभुविमहाबलौ ॥ १७ ॥ अष्टाविंशेयुगेंशस्तौद्वापरेऽर्जुनशौरिणौ ॥ धराभाराऽवतारार्थंजातौकृष्णाऽर्जुनौभुवि ॥ १८ ॥ कृतवंतौमहायुद्धं कुरुक्षेत्रेऽतिदारुणम् ॥ एवंयुगेयुगेराजन्नवताराहरेःकिल ॥ १९ ॥ भवंतिबहवःकामंप्रकृतेरनुरूपतः ॥ प्रकृतेरखिलंसर्वंवशमेतज्जगत्त्रयम् ॥ २० ॥ यथेच्छतितथैवेयंभ्रामयत्यनिशंजगत् ॥ पुरुषस्यप्रियार्थंसारचयत्यखिलंजगत् ॥ २१ ॥ सृष्ट्वापुराहिभगवाञ्जगदेतच्चराचरम् ॥ सर्वादिः सर्वगश्चाऽसौदुर्ज्ञेयःपरमोऽव्ययः ॥ २२ ॥ निरालंबोनिराकारोनिःस्पृहश्चपरात्परः ॥ उपाधितस्त्रिधाभातियस्याःसाप्रकृतिःपरा ॥ २३ ॥ उत्पत्तिकालयोगात्साभिन्नाभातिशिवातदा ॥ साविश्वंकुरुतेकामंसापालयतिकामदा ॥ २४ ॥ कल्पान्तेसंहरत्येवत्रिरूपाविश्वमोहिनी ॥ तयायुक्तोऽसृजद्ब्रह्माविष्णुःपातितयाऽन्वितः ॥ २५ ॥ रुद्रःसंहरतेकामंतयासंमिलितःशिवः ॥ साचैवोत्पाद्यकाकुत्स्थंपुरावैनृपसत्तमम् ॥ २६ ॥

इच्छा करती है उसीप्रकार जगत्को निरंतर भ्रमण कराती है प्रकृतिपुरुषका प्रियसाधन करनेके लियेही निरन्तर इस अखिलजगत्की रचना करती है ॥ २१ ॥ जिस मायाकी उपाधिसे परात्पर, सर्वादि, सर्वगत, दुर्ज्ञेय, परम, अव्यय, निरवलम्ब निराकार निस्पृह भगवान् इस चराचर जगत्की सृष्टि करके ब्रह्मा, विष्णु, महेश्वररूपसे अथवा सात्विक, राजस और तामसरूपसे प्रतिभात हुए हैं. उस मायाकोही परमाप्रकृति जानना चाहिये ॥ २२ ॥ २३ ॥ वह शिवा प्रकृति, उत्पत्ति और कालयोगसे भिन्न भिन्न रूपमें प्रतिभात होती है. वह त्रिरूपा विश्वमोहिनी ही विश्वकी सृष्टि और पालनकरती हैं ॥ २४ ॥ और कल्पान्तमें संहार करती हैं. हे राजन् ! इस प्रकृतिके सहित संयुक्त होनेसेही ब्रह्मा सृष्टि, विष्णु पालन ॥ २५ ॥ और कल्याणमय महादेव संहार कार्य साधन करते हैं; उन्होंनेही पूर्वकालमे

नृपसत्तम काकुत्स्थको उत्पन्न करके ॥ २६ ॥ दानवगणोंकी जयको किसी स्थानमें स्थापित किया था. हे महाराज ! इसप्रकार प्राणिगण इस संसारमें विधिनियमसे आवद्ध होकर कभी सुखी और कभी दुःखी होकर विचरण करते है ॥ २७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायां षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

दोहा–सुरललनाको गमन जिमि, नारायणके गेह। भयो सप्तदशमें सकल, वर्णहि सहित सनेह॥ जन्मेजयने कहा हे मुनिवर ! आपने कहा है कि नरनारायणके आश्रममें स्वर्गकी अप्सराओंने कामातुर होकर शान्तचित्त एकमात्र नारायणकीही कामना की थी ॥ १ ॥ उस समय नारायण मुनि उनको शाप देनेको उद्यत हुए तब उनके भ्राता नरऋषिने उनको निवारण किया था ॥ २ ॥ इस समय पूँछता हूं इसप्रकार संकटका समय उपस्थित होनेपर नारायण मुनिने क्या किया था ? अमरनाथ इन्द्रने जिन सब

कुत्रचित्स्थापयामासदानवानांजयायच ॥ एवमस्मिंश्चसंसारेसुखदुःखान्विताःकिल ॥ २७ ॥ भवंतिप्राणिनःसर्वेविधितंत्रनियंत्रिताः ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेचतुर्थस्कंधेषोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ छ ॥ ॥ जनमेजयउवाच ॥ वारांगनास्त्वयाख्यातानरनारायणाऽऽश्रमे ॥ एकंनारायणंशांतंकामयानाःस्मरातुराः ॥ १ ॥ शप्तुकामस्तदाजातोमुनिर्नारायणश्चताः ॥ निवारितोनरेणाऽथभ्राताधर्मविदानृप ॥ २ ॥ किंकृतंमुनिनातेनव्यसनेसमुपस्थिते ॥ ताभिःसंकल्पितेनाऽर्थकामार्थाभिर्भृशंमुने ॥ ३ ॥ शक्रेणोत्पादिताभिश्चबहुप्रार्थनयापुनः ॥ याचितेनविवाहार्थंकिंकृतंतेनजिष्णुना ॥ ४ ॥ इत्येतच्छ्रोतुमिच्छामिचरितंतस्यमोक्षदम् ॥ नारायणस्यमेब्रूहिविस्तरेणपितामह ॥ ५ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामियथातस्यमहात्मनः॥ धर्मपुत्रस्यधर्मज्ञविस्तरेणवदामिते॥६॥शप्तुकामस्तुसंदृष्टोनरेणाऽथयदाहरिः ॥वारितोऽसौसमाश्वास्यमुनिर्नारायणस्तदा॥७॥शांतकोपस्तदोवाचतास्तपस्वीमहामुनिः॥स्मितपूर्वमिदंवाक्यंमधुरंधर्मनंदनः ॥८॥ अस्मिञ्जन्मनिचार्वग्यःकृतसंकल्पवानहम् ॥ आवाभ्यांचनकर्तव्यःसर्वथादारसंग्रहः ॥ ९ ॥

कामाभिलाषी सुरवारांगनाओंको भेजा था ॥ ३ ॥ उनके अनेकवार परिणय प्रार्थना करनेपर उन विष्णु नारायणऋषिने क्या किया ? ॥ ४ ॥ हे पितामह ! उन नारायणके ये मोक्षप्रद संपूर्ण पवित्र चरित्र श्रवण करनेकी हमारी अत्यन्त वासना उत्पन्न हुई है. आप उनको विस्तारसहित वर्णन करके हमारी अभिलाषा पूर्ण कीजिये ॥ ५ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! उन महात्मा धर्मपुत्रके आचरणोंका मैं तुम्हारे निकट विस्तारसहित वर्णन करता हूं तुम सुनो ॥ ६ ॥ नारायण हरिने जब शाप देनेकी इच्छा की, तब नरऋषिने यह देख उनको सांत्वना शान्तिपूर्वक निवारण किया ॥ ७ ॥ तब महामुनि तपोधन धर्मनन्दनने अपना क्रोध भाव छोड कुछेक हँसकर उनसे मधुर वचनद्वारा कहा ॥ ८ ॥ हे सब सुन्दरियो ! इस जन्ममें हमने तपश्चरणका संकल्पकिया है. सुतरां इस अवस्थामें हमको स्त्रीग्रहण करना किसी

प्रकार उचित नहीं है ॥ ९ ॥ इसकारण तुम हमपर कृपा करके स्वर्गको जाओ. देखो जो धर्मज्ञ हे, वह कभी दूसरेका व्रतभंग करनेकी अभिलाषा नहीं करते ॥ १० ॥ हे सुलोचनागणो ! शृंगाररसमे रतिही स्थायीभावसे कही गई है, हममें इस समय उसका अभाव है; अतएव हम किसप्रकार उस संबंधकी संयोजना कर सक्ते हैं ? ॥ ११ ॥ कारणके बिना कार्यकी उत्पत्ति नहीं होती यह स्थिर निश्चय है, कवियोंने शास्त्रमें रसकोही स्थायीभाव कहा है ॥ १२ ॥ जो हो, हमारे अंग प्रत्यङ्ग सब निश्चयही सुशोभन हैं, मैंही पृथ्वीतलमे धन्य और सौभाग्यवान् हूं नहीं तो मैं तुम्हारा अकृत्रिमप्रणयास्पद क्यों होता ! ॥ १३ ॥ तुम सौभाग्यवती हो. इसकारण कृपा करके हमारे व्रतकी रक्षा करो. मेरी यही प्रार्थना है कि, जन्मान्तरमे तुम्हारा पति हूं ॥ १४ ॥ हे विशालाक्षी सब सुंदरीगणो ! अट्ठाईसवें द्वापरयुगमें देवता

तस्माद्गच्छंतुत्रिदिवंकृपांकृत्वाममोपरि ॥ धर्मज्ञानप्रकुर्वंतिव्रतभंगंपरस्यवै ॥ १० ॥ शृंगारेऽस्मिन्रसेनूनस्थायीभावोरतिःस्मृतः ॥ कथंकरोमिसंबंधंतदभावेसुलोचनाः ॥ ११ ॥ कारणेनविनाकार्यंनभवेदितिनिश्चयः ॥ कविभिःकथितंशास्त्रेस्थायीभावोरसःकिल ॥ १२ ॥ धन्यःसुचारुसर्वांगःसभाग्योऽहंधरातले ॥ प्रीतिपात्रंयतोजातोभवतीनामकृत्रिमम् ॥ १३ ॥ भवतीभिःकृपांकृत्वारक्षणीयंव्रतंमम ॥ भविष्यामिमहाभागाःपतिरप्यन्यजन्मनि ॥ १४ ॥ अष्टाविंशेविशालाक्ष्योद्वापरेऽस्मिन्धरातले ॥ देवानांकार्यसिद्ध्यर्थंप्रभविष्यामिसर्वथा ॥ १५ ॥ तदाभवत्योमद्दाराःप्राप्यजन्मपृथक्पृथक् ॥ भूपतीनांसुताभूत्वापत्नीभावंगमिष्यथ ॥ १६ ॥ इत्याश्वास्यहरिस्तास्तुप्रतिश्रुत्यपरिग्रहम् ॥ व्यसर्जयत्सभगवाञ्जग्मुश्चविगतज्वराः ॥ १७ ॥ एवंविसर्जितास्तेनगताःस्वर्गंतदांगनाः ॥ शक्रायकथयामासुःकारणंसकलंपुनः ॥ १८ ॥ आश्रुत्यमघवांस्ताभ्योवृत्तांतंतस्यविस्तरात् ॥ तुष्टावतंमहात्मानंनारीर्दृष्ट्वातथोर्वशीः ॥ १९ ॥

ओंकी कार्यसिद्धिके निमित्त मैं पृथ्वीतलमें निःसंदेह अवतीर्ण हूंगा ॥ १५ ॥ तिस समय तुम भी सब पृथ्वीतलमे राजकन्यारूपसे पृथक् पृथक् जन्म ग्रहण करके हमारे पत्नीभावको प्राप्त होंगी ॥ १६ ॥ नारायणने इसप्रकार भरोसा दे, विवाह करना स्वीकारकर उनको विदा किया ॥ १७ ॥ वे भी मनकी उत्कंठा छोडकर सुरपुरमें चली गई और इन्द्रके निकट जायकर आदिसे अंततक सब वृत्तान्त उन्होंने कहा ॥ १८ ॥ सुरपति इन्द्र सुरांगनागणोके मुखसे उन दोनों ऋषियोका वृत्तान्त विस्तारपूर्वक सुनकर और नारायण ऋषिके ऊरुसे उत्पन्न हुई उर्वशी इत्यादि सुंदरियोंको देखकर महात्मा नारायणके गुणकीर्त्तन करने लगे ॥ १९ ॥

इंद्रउवाच ॥ अहोधैर्यंमुनेःकामंतथैवचतपोबलम् ॥ येनोर्वश्यःस्वतपसाताद्दग्रूपाःप्रकल्पिताः ॥ २० ॥ इतिस्तुत्वाप्रसन्नात्माबभूवसुरराट् ततः ॥ नारायणोऽपिधर्मात्मातपस्यभिरतोऽभवत् ॥ २१ ॥ इत्येतत्सर्वमाख्यातंमुनेर्वृत्तांतमद्भुतम् ॥ नारायणस्यसकलंनरस्यचमहामुने ॥ २२ ॥ तौहिकृष्णाऽर्जुनौवीरौभूभारहरणायच ॥ जातौतौभरतश्रेष्ठभृगोःशापवशादिह ॥ २३ ॥ राजोवाच ॥ कृष्णाऽवतारचरितंविस्तरेणवदस्वमे ॥ संदेहोममचित्तेऽस्तितंनिवारयमानद ॥ २४ ॥ ययोःपुत्रत्वमापन्नौहर्यनंतौमहाबलौ ॥ देवकीवसुदेवौतौदुःखभाजौकथंमुने ॥ २५ ॥ कंसेननिगडेबद्धौपीडितौबहुवत्सरान् ॥ ययोःपुत्रोहरिःसाक्षात्तपसातोषितोऽभवत् ॥ २६ ॥ जातोऽसौमथुरायांतुगोकुलेसकथंगतः ॥ कंसंहत्वाद्वारवत्यांनिवासंकृतवान्कथम् ॥ २७ ॥ पित्रादिसेवितंदेशंसमृद्धंपावनंकिल ॥ त्यक्त्वादेशांतरेऽनार्येगतवान्सकथंहरिः ॥ २८ ॥ कुलंचद्विजशापेनकथमुत्सादितंहरेः ॥ भाराऽवतारणंकृत्वावासुदेवःसनातनः ॥ २९ ॥

इन्द्रने कहा—अहो ! मुनिकी क्या आश्चर्य धैर्य शक्ति है ? क्या चमत्कारी तपका प्रभाव है ? अहो ! उन्होंने तपोबलसे उर्वशी इत्यादि इन सब अनुपम सुंदरी गणोंको अपने ऊरुदेशसे उत्पन्न किया है ॥ २० ॥ सुरराज इस प्रकार उनके गुणकीर्तन करके निरुद्वेग हुए, इधर धर्मात्मा नारायणभी अपनी तपस्यामें निरत हुए ॥ २१ ॥ हे राजेन्द्र ! यह मैंने तुमसे महामुनि नारायणका अद्भुत संपूर्ण वृत्तान्त सम्यक्प्रकार वर्णन किया ॥ २२ ॥ हे भरतकुलभूषण ! वही नर नारायण भृगुशापके कारण पृथ्वीका भार हरण करनेके लिये कृष्ण और अर्जुन नामक वीरस्वरूपमें अवतीर्ण हुए थे ॥ २३ ॥ राजाने कहा हे मानद ! हे मुने ! इस समय कृष्णावतारके चारित्र विस्तारसहित कहकर मेरे मनका संदेह दूर कीजिये ॥ २४ ॥ हे मुनिवर ! महाबल हरि और अनन्तने जिनका पुत्रत्व स्वीकार किया था, वे वसुदेव और देवकी दुःखके भाजन क्यों हुए ॥ २५ ॥ तपस्यासे संतुष्ट होकर साक्षात् भगवान् जनार्दन जिनके पुत्र हुए थे, वे बहुत काल पर्यन्त कंसके कारागारमें निगडबद्ध क्यो रहे ? इसका क्या तात्पर्य है ॥ २६ ॥ कृष्ण मथुरामें जन्म लेकर गोकुलमें क्यों गये और कंसको मारकर किसकारण समुद्र मध्यवर्तिनी द्वारावती नगरीमें वास किया ? ॥ २७ ॥ उनके माता पिता और आत्मीयवर्ग समृद्धिसंपन्न जिस समृद्धिसंपन्न देशमें वास करते थे, उसका परित्याग करके दूसरे जघन्यदेशान्तरमें वास करनेका क्या कारण है ? ॥ २८ ॥ किस कारण ब्राह्मणके शापसे यदुपतिका निज—कुलक्षय हुआ ? किस प्रकार सनातन वासुदेव पृथ्वीका भार उतार ॥ २९ ॥

देहपरित्यागपूर्वक स्वर्गमे गये ? पापिष्ठ लोगोंके भारसे पृथ्वी व्याकुल हुई थी ॥ ३० ॥ वे पापीगण अमितकर्मा कृष्ण और अर्जुनके हाथसे मारेगये थे किन्तु जिन्होने हरिकी पत्नियोंको लूटा था उन दुष्टोंको न मारनेका क्या तात्पर्य है ? ॥ ३१ ॥ भीष्म, द्रोण, कर्ण, नरपति बाह्लीक, विराट्, विकर्ण, धृष्टद्युम्न ॥ ३२ ॥ राजा सोमदत्त इत्यादि प्रधान प्रधान पुरुषोंको मारकर भूमिका भार हरण किया गया, किन्तु तस्करलोगोंको मारकर उनका भार हरण क्यों न हुआ ? ॥ ३३ ॥ पतिव्रता कृष्णकी पत्नियोने किसकारण अंतमे दुःख पाया ? इस विषयको जानकर मेरे मनमें महान् संदेह उत्पन्न हुआ है ॥ ३४ ॥ धर्मात्मा वसुदेवने पुत्रके दुःखसे तापित होकर किस निमित्त प्राणपरित्याग किया और किस कारण उनको अपमृत्यु हुई ॥ ३५ ॥ हे मुनिसत्तम ! पाण्डवगण कृष्णनिरत और

देहंमुमोचतरसाजगामचदिवंहरिः ॥ पापिष्ठानांचभारेणव्याकुलाऽभूच्चमेदिनी ॥ ३० ॥ तेहतावासुदेवेनपार्थेनामितकर्मणा ॥ लुंठितायैर्हरेः पत्न्यस्तेकथंननिपातिताः ॥ ३१ ॥ भीष्मोद्रोणस्तथाकर्णोबाह्लीकोप्यथपार्थिवः ॥ वैराटोऽथविकर्णश्चधृष्टद्युम्नश्चपार्थिवः ॥ ३२ ॥ सोमदत्तादयःसर्वेनिहताःसमरेनृप ॥ तेषामुत्तारितोभारश्चौराणांनहृतःकथम् ॥३३ ॥ कृष्णपत्न्यःकथंदुःखंप्राप्ताःप्रांतेपतिव्रताः ॥ संदेहोऽयंमुनिश्रेष्ठचित्तेमेपरिवर्तते ॥ ३४ ॥ वसुदेवस्तुधर्मात्मापुत्रदुःखेनतापितः ॥ त्यक्तवान्सकथंप्राणानपमृत्युंजगामह ॥ ३५ ॥ पांडवाधर्मसंयुक्ताः कृष्णेचनिरताःसदा ॥ तेकथंदुःखभोक्तारोह्यभवन्मुनिसत्तम ॥ ३६॥ द्रौपदीचमहाभागाकथंदुःखस्यभागिनी ॥ वेदीमध्याच्चसंजातालक्ष्म्यंशसंभवाकिल ॥ ३७ ॥ सभायांचसमानीतारजोदोषसमन्विता ॥ बालादुःशासनेनाऽथकेशग्रहणकर्शिता ॥ ३८ ॥ पीडितासिंधुराज्ञाऽथवनमध्यगतासती ॥ तथैवकीचकेनाऽपिपीडितारुदतीभृशम् ॥ ३९ ॥ पुत्राःपंचैवतस्यास्तुनिहताद्रौणिनागृहे ॥ सुभद्रायाःसुतोयुद्धेबालएवनिपातितः ॥ ४० ॥ तथाचदेवकीपुत्राःषट्कंसेननिषूदिताः ॥ समर्थेनाऽपिहरिणादैवंनकृतमन्यथा ॥ ४१ ॥

धर्मज्ञ थे तब उनके इतना दुःख भोगनेका क्या कारण है ? ॥ ३६ ॥ जो द्रौपदी लक्ष्मीके अंशसे संभूत और यज्ञकी वेदीसे उत्पन्न हुई थी, उसने किसकारण इतना दुःख भोगा ? ॥३७॥ उस बालाके रजस्वला होनेपरभी दुःशासन उसके केश पकडकर सभास्थलमें क्यों लाया ? ॥ ३८ ॥ और किसकारण वनवास कालमें सिंधुराज जयद्रथने उसको अत्यन्त मर्मपीड़ा दी थी ? उस भामिनी पाण्डवगेहिनीके रोदन करनेपरभी किसकारण कीचकने उसको उत्पीड़न और अपमानित किया था ? ॥ ३९ ॥ किसकारण उसके गृह-स्थित पाँचो पुत्रोंको अश्वत्थामाने मारा था ! सुभद्राके बालक पुत्रने युद्धस्थलमें प्राणपरित्याग किया, इसका क्या कारण है ? ॥ ४० ॥ कंसराजने किसकारण देवकीके छै बालकोंको मारा था ? किसनिमित्त भगवान् हरिने दैवके अन्यथा करनेमें समर्थ होकर भी उसको न

किया ? ॥४१॥ क्या आश्चर्य है ? यादवगणोंके प्रति ब्रह्मशाप होकर प्रभासमें उनका निधन, एकबार हो यदुकुलका ध्वंस और उनकी पत्नियोंका लूटना इन सब भारी विषयोंमें भी क्या उन्होने दैवकी उपेक्षा करी थी ? ॥ ४२ ॥ यदि वे सबके ईश्वर और स्वयं नारायण थे तो उन्होने सर्वदा उग्रसेनके प्रति दासकी समान व्यवहार क्यो किया ?॥४३॥हे महाभाग ! उन नारायण मुनिके प्रति यह संदेह होता है कि, उनका व्यवहार निरंतरही साधारण जीवके समान था ॥४४॥ उनके हर्ष शोकादि सब भाव किसकारण साधारण मनुष्योके समान थे ? यदि वह नारायण हरि परमेश्वर थे ? तो क्यो उनका भाव ऐश्वरिक न होकर साधारण जन्तुकी समान हुआ था ॥ ४५ ॥ अतएव लोकातीतप्रभाव हरिने पृथ्वीतलमें जो जो कर्म किये थे; आप वे सब और उनकी दिव्य लीलाभी विस्तार सहित कहिये ॥ ४६ ॥ हे मुनिसत्तम ! आयुके क्षय होनेपर ही जीवका जीवन नष्ट होता है तो अत्यन्त कष्ट स्वीकार करके दैत्योके मारनेमे ईश्वर हरिका क्या ऐश्वर्य प्रकाशित हुआ ?॥४७॥

यादवानांतथाशापःप्रभासेनिधनंपुनः ॥ कुलक्षयस्तथातीव्रस्तत्पत्नीनांचलुंठनम् ॥ ४२ ॥ विष्णुनाचेश्वरेणापिसाक्षान्नारायणेनच ॥ उग्रसेनस्यसेवावैदासवत्सततंकृता ॥ ४३ ॥ संदेहोऽयंमहाभागतत्रनारायणेमुनौ ॥ सर्वजंतुसमानत्वंव्यवहारेनिरंतरम् ॥ ४४ ॥ हर्षशोकादयो भावाःसर्वेषांसदृशाःकथम् ॥ ईश्वरस्यहरेर्जाताकथमप्यन्यथागतिः ॥ ४५ ॥ तस्माद्विस्तरतोब्रूहिकृष्णस्यचरितंमहत् ॥ अलौकिकेनहरिणा कृतंकर्ममहीतले ॥ ४६ ॥ हताआयुःक्षयेदैत्याः क्लेशेनमहतापुनः ॥ कैश्वर्यशक्तिःप्रथिताहरिणामुनिसत्तम ॥ ४७॥ रुक्मिणीहरणेनूनंगृहीत्वा ऽथपलायनम् ॥ कृतंहिवासुदेवेनचौरवच्चरितंतदा ॥ ४८ ॥ मथुरामंडलंत्यक्त्वासमृद्धंकुलसंमतम् ॥ जरासंधभयात्तेनद्वारकागमनंकृतम् ॥ ॥ ४९ ॥ तदाकेनाऽपिनज्ञातोभगवान्हरिरीश्वरः ॥ किंचित्प्रब्रूहिमेब्रह्मन्कारणंव्रजगोपनम् ॥ ५० ॥ एतेचान्येचबहवःसंदेहावासवीसुत ॥ नाशयाऽद्यमहाभागसर्वज्ञोऽसिद्विजोत्तम ॥५१॥ गोप्यस्तथैकःसंदेहोहृदयान्ननिवर्तते ॥ पांचाल्याःपंचभर्तृत्वंलोकेकिंनजुगुप्सितम् ॥५२॥

रुक्मिणीके हरणकालमें भगवान् रुक्मिणीको ग्रहण करके भागे थे, तो उनका वह आचरण चोरकी समान हुआ था, इसमे संदेह नहीं ॥ ४८ ॥ जरासन्धके भयसे महासमृद्धिसंपन्न कुलसम्मत मथुरामंडलपरित्याग करके उनके द्वारकामें भागनेका उद्देश क्या था ? ॥ ४९ ॥ जब कि उन्होने यह सब कार्य किये; तब क्या उनको कोई ईश्वर भगवान् हरि जान सक्ता है ? हे ब्रह्मन् ! यदि वह स्वयं भगवान् होते तो व्रजमे छिपेहुए क्यो रहते ? इसका क्या कारण है सो आप मुझसे कहिये ॥५०॥ हे मुने ! वह सब और अन्यान्य अनेक संदेह मेरे हृदयमे सदा विद्यमान रहते है, आप द्विजोत्तम सर्वज्ञ और महाभाग है, आपके निकट प्रार्थना है कि, मेरे यह सब संदेह दूर कीजिये॥५१॥हे तपोधन ! मेरे मनमें और एक अत्यन्त गोपनीय संदेह वर्तमान रहताहै, वह किसीसे दूर नहीं होना । हे मुनिवर !

पांचालीके जो पांच पति हुए थे, वे क्या लोकसमाजमें घृणाकर और लज्जाजनक नहीं हैं ॥ ५२ ॥ पण्डितगण सदाचारकोही धर्मका प्रमाण कहकर निर्देश
करते है, तब उन पांडवगणोने सम्यक्प्रकारसे समर्थ होकर भी किसकारण पशुधर्मका आचरण किया था ? ॥ ५३ ॥ पृथ्वीतलमे देवरूपसे वास करके भीष्मने
क्या किया ? मै आपसे पूँछताहूँ कि, गोलक दो पुत्र उत्पन्न करके वंशकी रक्षा करना क्या उनके सदृश कार्य हुआ है ?॥ ५४ ॥मुनियोने " जिस किसी उपायसे
हो पुत्र उत्पन्न करै" इस प्रकार व्यवस्था देकर जो धर्मका निर्णय किया है उनके उस धर्मनिर्णयको धिक्कार है॥ ५५॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे
भाषाटीकायां सप्तदशोऽध्यायः॥ १७॥व्यासजी बोले हे राजन् ! कृष्णसे विस्तृतचरित्र और अवतारकी कथा तथा देवी भुवनेश्वरीके विचित्र चरित्रादिका विषय
वर्णन करता हूं, सुनो ॥ १ ॥ किसी समयमे पृथ्वी दुष्ट राजाओंके भारसे आक्रान्त होकर अत्यन्त पीडित और भीत हुई थी तब वह गौका रूप धारण कर

सदाचारंप्रमाणंहिप्रवदंतिमनीषिणः ॥ पशुधर्मःकथंतैस्तुसमर्थैरपिसंश्रितः ॥ ५३ ॥ भीष्मेणापिकृतंकिंवादेवरूपेणभूतले ॥ गोलकौतौसमु
त्पाद्ययत्तुवंशस्यरक्षणम् ॥ ५४ ॥ धिग्धर्मनिर्णयःकाममुनिभिःपरिदर्शितः ॥ येनकेनाप्युपायेनपुत्रोत्पादनलक्षणः ॥ ५५ ॥ इतिश्रीदेवी
भागवतेमहापुराणेचतुर्थस्कंधेसप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिकृष्णस्यचरितंमहत् ॥ अवतारकारणंचैवदेव्या
श्चरितमद्भुतम् ॥ १ ॥ धरैकदाभराक्रांतारुदतीचातिकर्शिता ॥ गोरूपधारिणीदीनाभीताऽगच्छत्त्रिविष्टपम् ॥ २ ॥ पृष्टाशक्रेणकिंतेऽद्यवर्तते
भयमित्यथ ॥ केनवैपीडिताऽसित्वंकिंतेदुःखंवसुंधरे ॥ ३ ॥ तच्छ्रुत्वेलातदोवाचशृणुदेवेशमेऽखिलम् ॥ दुःखंपृच्छसियत्त्वंमेभाराक्रांताऽस्मि
मानद ॥ ४ ॥ जरासंधोमहापापीमागधेपुपतिर्मम ॥ शिशुपालस्तथाचैद्यःकाशिराजःप्रतापवान् ॥ ५ ॥ रुक्मीचबलवान्कंसोनरकश्चमहा
बलः ॥ शाल्वःसौभपतिःक्रूरःकेशीधेनुकवत्सकौ ॥६॥ सर्वधर्मविहीनाश्चपरस्परविरोधिनः ॥ पापाचारामदोन्मत्ताःकालरूपाश्चपार्थिवाः ॥
॥ ७ ॥ तैरहंपीडिताशक्रभाराक्रांताऽक्षमाविभो ॥ किंकरोमिक्कगच्छामिचिंतामेमहतीस्थिता ॥ ८ ॥

रोदन करती करती दीन मनसे देवलोकमे गई ॥ २ ॥ देवराजने उससे पूछा हे वसुंधरे ! इस समय तुम्हारे भयका क्या कारण है ? किसने तुमको
पीडित किया है तुमको क्या दुःख उपस्थित हुआ है ? यह सब मुझसे कहो ॥ ३ ॥ पृथ्वीने इन्द्रका यह वचन सुनकर कहा हे मानद ! आप यदि
मेरे दुःख और पीड़ाका कारण पूँछते है तो मै आपसे सब बात कहती हूं सुनिये. मैं इस समय अत्यन्तभारसे दबी जाती हूं ॥ ४ ॥ घोर पापी मगधराज पृथ्वीमे
राजत्व करता है ! इसी प्रकार चेदिपति शिशुपाल, दुर्दान्तकाशीराज॥ ५॥रुक्मी, बलवान् कंस, महाबल नरक, सौभपतिशाल्व, क्रूरमति केशी, धेनुक और वत्सक
६ ॥ ये सभी राज्यपदमे प्रतिष्ठित हुए है. हे देवराज ! अधिक क्या कहूं ? यह सभी राजालोग धर्महीन परस्परविरोधी मदोन्मत्त और पापाचारमें रत है. यह
लस्वरूप राजा होकर॥ ७ ॥मुझको निरंतर पीड़ित करते है. मै उनका भार वहन नहीं कर सक्ती. इस समय कहां जाऊं ? क्या करूं ? यह महती चिन्ता मेरे

अन्तःकरणमें उदित रहकर मुझको निरन्तरही पीडा देती है ॥८॥हे वासव । कहूं क्या प्रभावशाली वराहरूपी विष्णुही मेरे कष्टके कारण हुए हैं. हे शक्र! इससेही मैं
दुःखके ऊपर दुःखमे गिरीहूं ॥ ९ ॥ क्योंकि जब कश्यपके पुत्र दुष्ट दैत्य हिरण्याक्षने मुझको हरणकर महार्णवमे डुबोकर रक्खा था ॥ १० ॥ तिसकाल विष्णुने
वराहरूप धारणपूर्वक उसको मार मेरा उद्धार कर स्थिरभावसे रक्षा की थी ॥११॥वे यदि उस समय मेरा उद्धार न करते तो मैं रसातलके गर्भमें सुखपूर्वक काल
व्यतीत करती । हे देवेन्द्र ! मैं इस समय उक्त दुरात्माओंका भार वहन करनेमें समर्थ नहीं होती हूं ॥ १२ ॥ हे सुरेन्द्र ! शीघ्रही सामने दुष्ट अट्ठाईसवाँ कलियुग
आता है उसका जिसप्रकार प्रभाव है उससे बोध होता है कि, उसी समय मुझको पीड़ित होकर रसातलमे जाना पड़ेगा ॥ १३ ॥ अतएव हे देवेश्वर । मैं

पीडिताहंवराहेणविष्णुनाप्रभविष्णुना ॥ शक्रजानीहिहारिणादुःखाद्दुःखतरंगता ॥ ९ ॥ यतोऽहंदुष्टदैत्येनकश्यपस्याऽत्मजेनवै ॥ हृता
ऽहंहिरण्याक्षेणमग्नातस्मिन्महार्णवे ॥ १० ॥ तदासूकररूपेणविष्णुनानिहतोऽप्यसौ ॥ उद्धृताऽहंवराहेणस्थापिताहिस्थिराकृता ॥ ११ ॥
नोचेद्रसातलेस्वस्थास्थितास्यांसुखशायिनी ॥ नशक्ताऽस्म्यद्यदेवेशभारंवोढुंदुरात्मनाम् ॥ १२ ॥ अग्रेदुष्टःसमायातिह्यष्टाविंशस्तथाकलिः ॥
तदाऽहंपीडिताशक्रगंताऽस्म्याशुरसातलम् ॥ १३ ॥ तस्मात्त्वंदेवदेवेशदुःखरूपार्णवस्यच ॥ पारदोभवभारंमेहरपादौनमामिते ॥ १४ ॥
इंद्रउवाच ॥ इलेकिंतेकरोम्यद्यब्रह्माणंशरणंव्रज ॥ अहंतत्राऽऽगमिष्यामिसतेदुःखंहरिष्यति ॥१५॥ तच्छ्रुत्वात्वरितापृथ्वीब्रह्मलोकंगतातदा॥
शक्रोऽपिपृष्ठतःप्राप्तःसर्वदेवपुरःसरः ॥ १६ ॥ सुरभीमागतांतत्रदृष्ट्वोवाचप्रजापतिः ॥ महींज्ञात्वामहाराजध्यानेनसमुपस्थिताम् ॥ १७ ॥
कस्माद्रुदसिकल्याणिकिंतेदुःखंवदाऽधुना ॥ पीडिताऽसिचकेनत्वंपापाचारेणभूर्वद ॥ १८ ॥ धरोवाच ॥ कलिरायातिदुष्टोऽयंबिभेमितद्भया
दहम् ॥ पापाचाराःप्रजास्तत्रभविष्यंतिजगत्पते ॥ १९ ॥

आपके चरणकमलमें प्रणाम करती हूं आप मेरा भार हरण करके इस अपार दुःखके समुद्रसे मेरी रक्षा कीजिये ॥१४॥ सुरपति इन्द्रने कहा हे पृथ्वी ! मैं तुम्हारा
क्या करूं ? तुम ब्रह्माजीके निकट जाय उनकी शरण ग्रहण करो मैभी वहां जाता हूं उनसेही तुम्हारा दुःख दूर होगा ॥ १५ ॥ तब पृथ्वी इन्द्रका वचन सुनकर
तत्काल ब्रह्मलोकमें गई और इधर इन्द्रभी सब देवताओंके सहित पृथ्वीके पीछे पीछे ब्रह्मलोकमें उपस्थित हुए ॥१६॥हे महाराज । पितामह ब्रह्माजीने पृथ्वीको
आती हुई देख ध्यानयोगसे उसके आनेका कारण जान लिया और कहा ॥ १७ ॥ हे कल्याणि ! तुम क्यों रोती हो ? तुमको इस समय क्या दुःख हुआ
है ? किस दुराचारीने तुमको पीड़ित किया है ? कहो ॥१८॥पृथ्वी बोली हे जगतीपते ! दुष्ट कलि सम्मुखही आ रहा है. इसके प्रभावमे सब प्रजा घोर पापाचारा

होगी, अतएव मैं कलिके भयसे अत्यन्त शंकित हुई हूं ॥ १९ ॥ इस कलिके प्रारम्भमें राजरूपसे अवतीर्ण पूर्व वैरी असुरगण अत्यन्त दुराचारी, परस्परविरोधी, और चोरीके कार्यमें चतुर हैं, इसमें सन्देह नहीं ॥ २० ॥ हे पितामह ! इस समय इन दुर्वृत्त राजाओंको मारकर मेरा भार हरण कीजिये । हे महाप्रभो ! मैं उन राजाओंकी सेनाके भारसे अत्यन्त पीड़ित हुईहूं ॥ २१॥ ब्रह्माजीने कहा हे देवि ! इन्द्रकी समान मैभी तुम्हारा भार हरण करनेमें समर्थ नहीं हूं चलो हम दोनोजने चक्रधारी विष्णुके पास चले ॥ २२ ॥ वह जनार्दन ही तुम्हारा भार हरण करेंगे मैंने प्रथमही चिन्ता करके तुम्हारा कार्य विचार रक्खा है ॥ २३ ॥ सो जनार्दनके निकट गमन करना चाहिये. व्यासजी बोले इसप्रकार वे कहकर वेदकर्त्ता ब्रह्माजी पृथ्वी और देवताओंको आगे कर ॥ २४ ॥ अपने

राजानश्चदुराचाराःपरस्परविरोधिनः ॥ चौरकर्मरताःसर्वेराक्षसाःपूर्णवैरिणः ॥ २० ॥ तान्हत्वानृपतीन्भारंहरमेऽद्यपितामह ॥ पीडिताऽस्मिमहाराजसैन्यभारेणभूभृताम् ॥ २१ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ नाऽहंशक्तस्तथादेविभारावतरणेतव ॥ गच्छावःसदनंविष्णोर्देवदेवस्यचक्रिणः ॥ २२ ॥ सतेभारापनोदंवैकरिष्यतिजनार्दनः ॥ पूर्वमयापितेकार्यंचिंतितंसुविचार्यच ॥ २३ ॥ तत्रगच्छसुरश्रेष्ठयत्रदेवोजनार्दनः ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वावेदकर्ताऽसौपुरस्कृत्यसुरांश्चगाम् ॥ २४ ॥ जगामविष्णुसदनंहंसारूढश्चतुर्मुखः ॥ तुष्टाववेदवाक्यैश्चभक्तिप्रवणमानसः ॥ २५ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ सहस्रशीर्षात्वमसिसहस्राक्षःसहस्रपात् ॥ त्ववेदपुरुपःपूर्वंदेवदेवःसनातनः ॥ २६ ॥ भूतपूर्वभविष्यच्चवर्तमानंचयद्विभो ॥ अमरत्वंत्वयादत्तमस्माकंचरमापते ॥ २७॥ एतावान्महिमातेऽस्तिकोनवेत्तिजगत्त्रये॥त्वंकर्ताऽप्यविताहंतात्वंसर्वगतिरीश्वरः ॥२८॥ व्यासउवाच ॥ इतीडितःप्रभुर्विष्णुःप्रसन्नोगरुडध्वजः ॥ दर्शनंचददौतेभ्योब्रह्मादिभ्योऽमलाशयः ॥ २९ ॥

वाहन हंसपर चढ विष्णुके समीप गये और भक्तिभावसहित वेदवाक्यद्वारा उन देवदेव जनार्दनका स्तव करनेलगे ॥ २५॥ ब्रह्माजी बोले आप सहस्रशीर्षा अर्थात असंख्यमस्तक, आपही सहस्राक्ष अर्थात् असंख्यनेत्र, आपही सहस्रपात अर्थात् असंख्य चरण और आपही वेदपुरुष देवदेव तथा सनातनहै ॥ २६ ॥ हे विभो ! जो अतीत है जो भविष्यत् और वर्तमान हैं वह सब आपही है, हे रमापते ! आपनेही मुझको अमरत्व प्रदान किया है ॥ २७ ॥ आपही इस जगत्के करने वाले पालनेवाले और संहार करनेवाले है आपही जगत्की एकमात्र गति और ईश्वर हैं, आपमें जो यह सब महिमा विद्यमान् है सो त्रिभुवनमे कौन नहीं जानता ? ॥ २८ ॥ श्रीव्यासजी बोले हे महाराज ! ब्रह्माजीके इसप्रकार स्तवन करनेपर गरुडध्वज विष्णु प्रसन्न हुए और उन्होने ब्रह्मादिदेवताओंके सामने

प्रगट होकर उनको दर्शन दिया॥ २९॥ इसके उपरान्त भगवान्‌ने उनका स्वागतकरके उनके आनेका कारण सम्यक् प्रकारसे पूँछा॥ ३०॥ तब ब्रह्माजीने उनको प्रणाम करके धरणीके समस्त दुःखका कारण स्मरण पूर्वक कहा हे प्रभो ! इस समय आपको पृथ्वीका भार हरण करना चाहिये ॥ ३१ ॥ हे दयानिधे ! द्वापर युगका शेषभाग समागत होनेपर आप पृथ्वीतलमें अवतीर्ण हो, दुष्ट राजाओंको मारकर पृथ्वीका भार हरण कीजिये ॥ ३२ ॥ विष्णुने कहा मै इस विषयमें स्वाधीन नहीं हूं, केवल मैही क्या ? ब्रह्मा, महादेव, इन्द्र, यम, विश्वकर्मा, सूर्य और वरुण इत्यादि देवताओंमें भी कोई स्वाधीन नहीं है ॥ ३३ ॥ यह सब स्थावरजंगमात्मक जगत् योगमायाके वशीभूत रहता है और ब्रह्मादिस्तम्बपर्यन्त सभी उनके गुणसूत्रमें ग्रथित रहते हैं ॥ ३४ ॥ हे सुव्रत ! वही हित

पप्रच्छस्वागतंदेवान्प्रसन्नवदनोहरिः ॥ ततस्त्वागगनेतेषांकारणंचसविस्तरम् ॥३०॥ तमुवाचाब्जजोनत्वाधरादुःखंचसंस्मरन् ॥ भाराऽवतरणंविष्णोकर्तव्यंतेजनार्दन॥३१॥भुविधृत्वाऽवतारंत्वंद्वापरान्तेसमागते ॥ हत्वादुष्टान्नृपानुर्व्याहरभारंदयानिधे ॥३२॥ विष्णुरुवाच॥नाऽहंस्वतंत्रएवाऽत्रनब्रह्मानशिवस्तथा ॥ नेंद्रोऽग्निर्नयमस्त्वष्टानसूर्योवरुणस्तथा॥३३॥योगमायावशेसर्वमिदंस्थावरजंगमम् ॥ ब्रह्मादिस्तंबपर्यंतंग्रथितंगुणसूत्रतः॥३४॥यथासास्वेच्छयापूर्वकर्तुमिच्छतिसुव्रत॥तथाकरोतिसुहितावयंसर्वेऽपितद्वशाः॥३५॥यद्यहंस्यांस्वतंत्रोवैचिंतयंतुधियाकिल॥कुतोऽभवंमत्स्यवपुःकच्छपोवामहार्णवे॥३६॥तिर्यग्योनिषुकोभोगःकाकीर्तिःकिंसुखंपुनः॥ किंपुण्यंकिंफलंतत्रक्षुद्रयोनिगतस्यमे ॥३७॥ कोलोवाऽथनृसिंहोवावामनोवाऽभवंकुतः॥ जमदग्निसुतःकस्मात्संभवेयंपितामह ॥ ३८ ॥ नृशंसंवाकथंकर्मकृतवानस्मिभूतले ॥ क्षतजैस्तुह्रदान्सर्वान्पूरयेयंकथंपुनः ॥ ३९ ॥ तत्कथंजमदग्नेश्चपुत्रोभूत्वाद्विजोत्तमः ॥ क्षत्रियान्हतवानाजौनिर्दयोगर्भगानपि ॥ ४० ॥

कारिणी इच्छामयी अपनी इच्छासे जो करनेकी अभिलाषा करे वही कर सक्ती है हम सबकोही उनके वशीभूत जानो ॥ ३५ ॥ तुम मनमें विचार करके देखो, यदि मै स्वाधीन होता तो क्यों महार्णवमे वास करके मत्स्य और कच्छप देह धारण करता ॥ ३६ ॥ हे ब्रह्मन् ! तिर्यग्योनिमें सभोग, कीर्ति, सुख क्या है ?क्षुद्र योनिमे जन्म ग्रहण करके मुझको क्या पुण्य वा फलकी प्राप्तिहै ॥ ३७॥ किसकारण मै सूकर देहधारी होता? क्यो नृसिंहरूप और वामन देहधारण करता ? किस कारण जमदग्निका पुत्र होकर जन्मग्रहण करता ? ॥ ३८॥ भूतलमें क्यों नृशंसकर्म करके क्षत्रियोके रुधिरसे कुण्ड पूर्ण करता॥ ३९ ॥विशेषकरके ऐसे महात्माका पुत्र और द्विजोत्तम होकर भी क्यो ऐसा नृशंस कार्य करता ? मैने निर्दयी होकर क्षत्रियोका तथा विशेषकर उनकी गर्भस्थित सन्तानका संहार किया है यदि मै

स्वाधीन होता तो क्यों ये सबका कठोर बीभत्स कार्य करता ॥ ४० ॥ हे देवेन्द्र ! देखो, मैंने रामावतारके समय दण्डकवनमें प्रवेश कर चीर, जटा और वल्कल धारणपूर्वक ॥ ४१ ॥ असहाय और पाथेयरहित होकर पयादेही भयंकर निर्जनवनमें निर्लज्जकी समान पशुहननादिरूप व्याधका कार्य करके निरं तर भ्रमण किया है ॥ ४२ ॥ मैं मायासे मोहित होकर सुवर्णके मृगका स्वरूप नहीं जानसका, इस कारण पर्णशालामें जानकीको छोड, वहांसे निकलकर उस मृगके पदका अनुसरण किया ॥ ४३ ॥ मेरे बहुत बार समझाने परभी लक्ष्मणने प्रकृतिके गुणसे मोहित होकर जानकीको परित्याग कर मेरा अनुसरण किया था ॥ ४४ ॥ तब कपटमूर्ति राक्षसराज रावणने भिक्षुकका वेश धारणकर शोकसे क्षीण हुई जनकतनयाको बलपूर्वक हरण किया था ॥४५॥ मैं प्रियाके विरहजनित दुःखसे अत्यन्त कातर हो वनवनमें रुदन करता फिरा हूं और कार्यके वशीभूत हो वानरराज सुग्रीवसे मित्रता की थी ॥ ४६ ॥ मैंने अन्याय

कुर्वन्नाखेटकंतत्रव्य

असहायोऽल्पपाथेयोभीषणेनिर्जनेवने॥कुर्वन्नाखेटकंतत्रव्य रामोभूत्वाऽथदेवेंद्रप्राविशदंडकंवनम्॥पदातिश्चीरवासाश्चजटावल्कलवान्पुनः॥४१॥असहायोऽल्पपाथेयोभीषणेनिर्जनेवने॥कुर्वन्नाखेटकंतत्रव्य

चरंविगतत्रपः ॥४२॥ नज्ञातवान्मृगंहैमंमाययापिहितस्तदा॥उटजेजानकींत्यक्त्वानिर्गतस्तत्पदानुगः॥४३॥लक्ष्मणोऽपिचतांत्यक्त्वानिर्गतो मत्पदानुगः॥वारितोऽपिमयाऽत्यर्थंमोहितःप्राकृतैर्गुणैः ॥ ४४ ॥ भिक्षुरूपंततःकृत्वारावणःकपटाकृतिः ॥ जहारतरसारक्षोजानकींशोककर्शि ताम्॥४५॥दुःखार्तेनमयातत्ररुदितंचवनेवने ॥ सुग्रीवेणचमित्रत्वंकृतंकार्यवशान्मया॥४६॥अन्यायेनहतोवालीशापाच्चैवनिवारितः ॥सहाया न्वानरान्कृत्वालंकायांचलितंपुनः ॥४७॥ बद्धोऽहंनागपाशैश्चलक्ष्मणश्चममानुजः॥विसंज्ञौपतितौदृष्ट्वावानराविस्मयंगताः ॥४८॥ गरुडेनत दाऽऽगत्यमोचितौभ्रातरौकिल ॥ चिंतामेमहतीजातादैवंकिंवाकरिष्यति ॥ ४९ ॥ हृतंराज्यंवनेवासोमृतस्तातःप्रियाहृता ॥ युद्धंकष्टंददात्येव मग्रेकिंवाकरिष्यति ॥ ५० ॥ प्रथमंतुमहादुःखमराज्यस्यवनाश्रयम् ॥ राजपुत्र्याऽन्वितस्यैवधनहीनस्यमेसुराः ॥ ५१ ॥ वराटिकाऽपिपि त्रामेनदत्तावननिर्गमे ॥ पदातिरसहायोऽहंधनहीनश्चनिर्गतः ॥ ५२ ॥

पूर्वक वानरराज वालीको मारकर उसको शापसे छुडायाहै फिर वानरोको सहाय करके लंकामे गयाहूं॥४७॥जिससमय अनुज लक्ष्मण और मै दोनोजने नागपाशमें बंधे और चेतनारहित होकर गिरगये तिसकाल वानरगण अत्यन्त आश्चर्ययुक्त हुए थे॥४८॥ फिर गरुड़ने आनकर हम दोनों भाइयोंको नागपाशसे छुडाया. तब मै वह चिन्ता करने लगा कि, नहीं जानता दैवने हमारे अदृष्टमें किस अमंगलकी संयोजनाकी है ॥ ४९ ॥ मेरा राज्य हरण हुआ, वनमें वास हुआ, पिता पर लोक गये, जानकी हरी गई. इससमय दारुणयुद्धमे अतिशय क्लेश होता है, नहीं जानता दैव मुझको औरभी किस घोरकष्टमें निपतित करेगा?॥५०॥हे देवताओ ! इसकी अपेक्षा अधिक दुःखका दूसरा क्या विषयहै कि. मैं प्रथमही राज्यहीन और वनगमनपूर्वक राजपुत्री सीताके सहित वनाश्रयीहूं॥५१॥वनगमनकालमें पिताने मुझ

को एक वराटिका भी नहीं दी, मै धनहीन और असहाय होकर पैरोंही अयोध्यासे निकला था ॥५२॥ मैंने महावनमें जाय अन्य उपाय न देख क्षत्रियधर्म छोडा व्याधवृत्ति अवलम्बन कर चौदह वर्ष बितायेथे॥५३॥इसके उपरान्त दैवके अनुग्रहसेही उस महाअसुर रावणको मारकर युद्धमें जयी हुआ और सीताको पुनर्वार अयोध्यामें लाया॥५४॥वहां कोशलनिवासी प्रजा शासनकर्त्ता होकर कितनेही वर्ष संसारका सुख अनुभव करके पूर्ण राज्यको प्राप्तहुआ ॥५५॥ पूर्वकालमें सीता हरणादि व्यापार संघटित हुआथा. इसके पीछेही राज्य प्राप्त हुआ.फिर मनुष्यगण सीताको निन्दित कहकर अपमान करनेलगे तब मैने अत्यन्त भीतहोकर उसको वनवास करनेको त्याग दिया॥५६॥उससमय मुझको दूसरी बार पत्नीके विरहका कठिनदुःख भोगना पड़ाथा. इसके उपरान्त धरात्मजा धरातल भेदकरके पाताल में चली गई ॥५७ ॥ हे देवताओ । रामावतारमें मैने भी जब पराधीन होकर निरन्तर दुःख भोगा है तब फिर दूसरा कौन पुरुष स्वाधीनहै सो कहो? ॥५८॥

चतुर्दशैववर्षाणिनीतानिचतदामया ॥ क्षात्रंधर्मपरित्यज्यव्याधवृत्त्यामहावने॥५३॥दैवाद्युद्धेजयःप्राप्तोनिहतोऽसौमहासुरः ॥ आनीताचपुनः सीताप्राप्ताऽयोध्यामयातथा ॥ ५४ ॥ वर्षाणिकतिचित्तत्रसुखंसंसारसंभवम् ॥ प्राप्तंराज्यंचसंपूर्णंकोसलानधितिष्ठता ॥ ५५ ॥ पुरैवंवर्तमाने नप्राप्तराज्येनवैतदा ॥ लोकापवादभीतेनत्यक्तासीतावनेमया ॥ ५६ ॥ कांताविरहजंदुःखंपुनःप्राप्तंदुरासदम् ॥ पातालंसागतापश्चाद्धरांभित्वाधरात्मजा ॥ ५७ ॥ एवंरामावतारेऽपिदुःखंप्राप्तंनिरंतरम् ॥ परतंत्रेणमेनूनंस्वतंत्रःकोभवेत्सदा ॥ ५८ ॥ पश्चात्कालवशात्प्राप्तःस्वर्गोमे भ्रातृभिःसह ॥ परतंत्रस्यकावार्तावक्तव्याविबुधेनवै ॥ ५९ ॥ परतंत्रोस्म्यहंनूनंपद्मयोनेनिशामय ॥ तथात्वमपिरुद्रश्चसर्वेचान्येसुरोत्तमाः ॥ ६० ॥ इति श्रीदे० महापुराणे चतुर्थस्कंधेऽष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वाभगवान्विष्णुःपुनराहप्रजापतिम् ॥ यन्मायामोहितःसर्वस्तत्त्वंजानातिनोजनः ॥ १ ॥ वयंमायावृताःकामंनस्मरामोजगद्गुरुम् ॥ परमंपुरुषंशांतंसच्चिदानंदमव्ययम् ॥ २ ॥ अहंविष्णुरहंब्रह्माशिवोऽहमितिमोहिताः ॥ नजानीमोवयंधातःपरंवस्तुसनातनम् ॥ ३ ॥

तदुपरान्त कालके वशहो भ्राताओंके सहित मै स्वर्गको गया था.जो हो पराधीन पुरुषके पक्षमें कितनी दुर्घटना होतीहै;उसके कहनेमें बुद्धिमान् पण्डितगणही समर्थ होतेहै॥५९॥हे पद्मासन।तुम मेरा वचन सुनो मै निःसन्देह पराधीनहूं और केवल मैही क्या इसीप्रकार तुम और रुद्र तथा संपूर्ण सुरोत्तमगणभी पराधीनहै॥६०॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायामष्टादशोऽध्यायः॥१८॥व्यासजीने कहा हे महाराज । भगवान् विष्णु फिर प्रजापति ब्रह्माजीसे कहनेलगे हे ब्रह्मन् । सभी उन भगवती महामायाकी मायासे मोहित होकर परमतत्वको नहीं जानसक्ते ॥ १ ॥ मैभी मायाद्वारा मोहित होनेसे शान्त परमपुरुष जगद्गुरु सच्चिदानन्दमय अव्यय परमात्माको किसीप्रकार नहीं जान सक्ता ॥ २ ॥ हे विधाता ! मैही विष्णु, मैही ब्रह्मा, मैहीं रुद्र इसप्रकारके गर्वमें मोहित रहकर

सनातन परमवस्तुको नहीं पहँचान सक्ता ॥ ३ ॥ जैसे काठकी पुतली इन्द्रजालिकके वशमें रहकर उसकी इच्छानुसार नृत्य इत्यादि करती हैं. मै भी
इसीप्रकार परमात्माकी मायासे मोहित होकर पराधीनभावमें सदाही भ्रमण करता हूं ॥ ४ ॥ हे ब्रह्मन् ! कल्पादिमें मैने तुमने तथा महादेवजीने मंदारवृक्ष शोभित
रासक्रीडाके स्थानस्वरूप मणिद्वीप तथा देवताओंके समाजमे परमात्माकी उस अनिर्वचनीय मूर्तिका दर्शन किया था ॥५॥ मैने फिर एकवार और भी सुधार्णवमें
उस अद्भुतमूर्तिका दर्शन किया, किन्तु आश्चर्यका विषय यही है कि, जिससमय तक उसका दर्शन नहीं कियाथा, तबतक उसका विषय कुछ भी नहीं सुना ॥ ६ ॥
इससे हे देवताओ ! अब तुम लोग परमात्माकी आद्याशक्ति शिवरूपिणी शक्तिका स्मरण करो. वही तुम्हारी अभिलाषा पूर्ण करेंगी ॥ ७ ॥ व्यासजी बोले
हे महाराज ! भगवान् हरिके इसप्रकार कहनेपर ब्रह्मादिदेवताओंने उन सनातनी योगमाया भुवनेश्वरी देवीको मनहीमनमें स्मरण किया ॥८॥ स्मरण करतेही रक्त

यन्मायामोहितश्चाहंसदावर्तेपरात्मनः ॥ परवान्दारुपांचालीमायिकस्ययथावशे ॥ ४ ॥ भवताऽपितथादृष्टाविभूतिस्तस्यचाऽद्भुता ॥
कल्पाऽऽदौभवयुक्तेनमयाऽपिचसुधार्णवे ॥ ५ ॥ मणिद्वीपेथमंदारविटपेरासमंडले ॥ समाजेतत्रसादृष्टाश्रुतानवचसापिच ॥ ६ ॥ तस्मा
त्तांपरमांशक्तिंस्मरंत्वद्यसुराःशिवाम् ॥ सर्वकामप्रदांमायामाद्यांशक्तिपरात्मनः ॥ ७ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्ताहरिणादेवाब्रह्माद्याभुवनेश्वरी
म् ॥ सस्मरुर्मनसादेवींयोगमायांसनातनीम् ॥ ८ ॥ स्मृतमात्रातदादेवीप्रत्यक्षंदर्शनंददौ ॥ पाशांकुशवराभीतिधरादेवीजपारुणा ॥ दृष्ट्वाप्रमु
दितादेवास्तुष्टुवुस्तांसुदर्शनाम् ॥ ९ ॥ देवाऊचुः ॥ ऊर्णनाभाद्यथातंतुर्विस्फुलिंगाविभावसोः ॥ तथाजगद्यदेतस्यानिर्गतंतांनतावयम् ॥ १०॥
यन्मायाशक्तिसंक्लृप्तंजगत्सर्वंचराचरम् ॥ तांचितंभुवनाधीशांस्मरामःकरुणार्णवाम् ॥ ११ ॥ यदज्ञानाद्भवोत्पत्तिर्यज्ज्ञानाद्भवनाशनम् ॥ सं
विद्रूपांचतांदेवींस्मरामःसाप्रचोदयात् ॥ १२ ॥ महालक्ष्म्यैचविद्महेसर्वशक्त्यैचधीमहि ॥ तन्नोदेवीप्रचोदयात् ॥ १३ ॥

जपा ( गुडहरफूल ) की समान अरुणवर्णा देवीभुवनेश्वरी पाश अंकुश वर और अभय धारण किये प्रत्यक्षरूपसे प्रगट हुई तब देवतालोग देवीका दर्शन करके
उनका स्तव करने लगे ॥९॥ जिसप्रकार ऊर्णनाभसे तन्तु और विभावसु अग्निसे विस्फुलिंग ( चिनगारे ) निकलते है,इसीप्रकार जिनसे यह संपूर्ण जगत् निकला है
हम भक्तिनम्रहृदयसे उनको प्रणाम करते हैं ॥१०॥ जिनकी मायाशक्तिके प्रभावसे यह चराचर जगन्मण्डल विरचित हुआहै उन्हीं चित्स्वरूप करुणार्णवरूपिणी
भुवनेश्वरी देवीको हम नमस्कार करतेहैं॥११॥जिनके स्वरूपका तत्व न जाननेसेही यहजगत् प्रतिभात होताहै और जिनके स्वरूपका तत्व जाननेसेही यह संपूर्ण जगत
मिथ्याभ्रमसे नष्ट होताहै उन्हीं संवित्स्वरूपिणी देवीको हम स्मरण करतेहैं वहभी हमको इसस्मरण और ध्यानमें नियोगकरें॥१२॥ हम उन्हीं महालक्ष्मीको जानने

की वासना करते हैं और उन्हीं शक्तिस्वरूपिणीका ध्यान करते है वह देवी कृपा करके हमको अपने ध्यानादिविषयमें प्रेरण करें ॥ १३ ॥ हे संपूर्ण दुःखविनाशिनी जननी ! हम आपको नमस्कार करते है आप प्रसन्न हूजिये। हे करुणामयी ! आप यह कार्य संपादन करके हमारा कल्याण कीजिये. हे विश्वेश्वरि ! आप असुरोंको मार पृथ्वीका भार हरणकर हमारा मंगल कीजिये ॥ १४ ॥ हे कमललोचने। आप यदि देवताओंपर दयाप्रकाश न करेगी तो वह रणस्थलमें अस्त्रशस्त्रोंसे शत्रुओंको प्रहार करनेमें कभी समर्थ नहीं होंगे. हे देवि ! आपने यक्षरूप धारणपूर्वक "हे हुताशन ! तुम यह तृण भस्म करो" इत्यादि वचनसे उसको भलीभाँति प्रकाशित कियाहै ॥१५॥ हे मातः ! कंस, भौम, कालयवन, केशी, बृहद्रथतनय जरासंध, वक, पूतना, खर और शाल्व इत्यादि तथा अन्यान्य अनेक

मातर्नताःस्मभुवनार्तिहरेप्रसीदशंनोविधेहिकुरुकार्यमिदंदयार्द्रे ॥ भारंहरस्वविनिहत्यसुरारिवर्गमह्नामहेश्वरिसतांकुरुशंभवानि ॥ १४ ॥
यद्यंबुजाक्षिदयसेनसुरान्कदाचित्किंतेक्षमारणमुखेऽसिशरैःप्रहर्तुम् ॥ एतत्त्वयैवगदितंननुयक्षरूपंधृत्वातृणंदहहुताशपदाभिलापैः ॥ १५ ॥
कंसःकुजोऽथयवनेंद्रसुतश्चकेशीबार्हद्रथोबकबकीखरशाल्वमुख्याः ॥ येऽन्येतथानृपतयोभुविसंतितांस्त्वंहत्वाहरस्वजगतोभरमाशुमातः ॥
॥१६॥ येविष्णुनाननिहताःकिलशंकरेणयेवाविगृह्यजलजाक्षिपुरंदरेण ॥ तेतेमुखंसुखकरंसुसमीक्षमाणास्संख्येशरैर्विनिहतानिजलीलयाते ॥
॥ १७ ॥ शक्तिविनाहरिहरप्रमुखाःसुराश्चनैवेश्वराविचलितुंतवदेवदेवि ॥ किंधारणाविरहितःप्रभुरप्यनंतोधर्तुंधरांचरजनीशकलावतंसे ॥
॥ १८ ॥ इंद्रउवाच ॥ वाचाविनाविधिरलंभवतीहविश्वंकर्तुंहरिःकिमुरमारहितोऽथपातुम् ॥ संहर्तुमीशउमयोज्झितईश्वरःकिंतेताभिरेवस
हिताःप्रभवःप्रजेशाः ॥ १९ ॥

पापिष्ठ राजालोग पृथ्वीतलमें वास करते है आप उनको मारकर पृथ्वीका भार हरणकीजिये ॥१६॥ हे कमललोचने मातः !जो असुरगण इन्द्र विष्णु और महादेवजीके हाथसे नहीं मरे, आपने उनको लीलापूर्वकही माराहै और उन्होने तिस कालमें आपका सुखकर आनन अवलोकन करते करते जीवनलीला संवरण परिपूर्ण करी है ॥ १७॥ हे चन्द्रशेखरे देवि ! हरिहर ब्रह्मादि देवतागण शक्तिके विना पदमात्र चलनेमेंभी समथ नहीं हैं हे देवि ! अधिक बात क्या है ? धारण शक्ति न होनेसे नागराज अनन्त कभी क्षणमात्र पृथ्वीधारण करनेमें समर्थ नहीं होते ॥ १८ ॥ इन्द्रने कहा हे भगवति ! सरस्वतीके विना ब्रह्मा क्या विश्व रचनेमें कभी समर्थ होते! रमाके विना क्या देवदेव विष्णु विश्वका पालन करसक्ते थे ? उमाके विना क्या महादेव विश्वका संहार करनेमें समर्थ होते ? कभी नहीं ये महाप्रभु तीनो देवता

अपने अंशरूप सरस्वती इत्यादि शक्तिसे युक्त होकरही विश्वका कार्य चलानेमें समर्थ होते है ॥ १९ ॥ विष्णुने कहा हे विमले ! आपकी शक्तिसे रहित होकर ब्रह्मा जगत्के उत्पन्न करनेमे समर्थ नहीं होते और मैभी जगत्का पालन करनेमें कभी समर्थ नहीं होता तथा महेश्वरभी विश्वका संहार करनेमें समर्थ नहीं होते. अतएव हे देवि ! आपही विश्ववैभवकी ईश्वरी होकर विश्वमे विराजित रहती है ॥ २० ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! देवताओंके इस प्रकार भुवनेश्वरीकी स्तुति करनेपर देवीने उनसे कहा हे सुरोत्तमगण ! तुमलोग निश्चिन्त होओ तुम्हारा क्या कार्य है ? कहो ॥ २१ ॥ क्योंकि इसलोकमे अत्यन्त असाध्य होनेपरभी जो देवताओका अभिलषित कार्य होगा वह निःसंदेह करूंगी, अब अपने और पृथ्वीके दुःखका कारण कहो ॥ २२ ॥ देवताओंने कहा कि, दुष्ट राजाओने इस

विष्णुरुवाच ॥ कर्तुंप्रभुर्नद्रुहिणोनकदाचनाऽहंनाऽपीश्वरस्तवकलारहितस्त्रिलोक्याः ॥ कर्तुंप्रभुत्वमनघेऽत्रतथाविहर्तुंत्वंवैसमस्तविभवेश्वरिभासिनूनम् ॥ २० ॥ व्यासउवाच॥ एवंस्तुतातदादेवीतानाहविबुधेश्वरान् ॥ किंतत्कार्यंवदंत्वद्यकरोमिविगतज्वराः ॥ २१ ॥ असाध्यमपिलोकेऽस्मिंस्तत्करोमिसुरेप्सितम् ॥ शंसंतुभवतांदुःखंधरायाश्चसुरोत्तमाः ॥ २२ ॥ देवाऊचुः ॥ वसुधेयंभराक्रांतासंप्राप्ताविबुधान्प्रति ॥ रुदतीवेपमानाचपीडितादुष्टभूभुजैः ॥ २३ ॥ भारापहरणंचास्याःकर्तव्यंभुवनेश्वरि ॥ देवानामीप्सितंकार्यमेतदेवाऽधुनाशिवे ॥ २४ ॥ घातितस्तुपुरामातस्त्वयामहिषरूपभृत्॥दानवोऽतिबलाक्रांतस्तत्सहायाश्चकोटिशः॥२५॥ तथाशुंभोनिशुंभश्चरक्तबीजस्तथापरः॥ चंडमुंडौमहावीर्यौतथैवधूम्रलोचनः॥२६॥दुर्मुखोदुःसहश्चैवकरालश्चातिवीर्यवान् ॥ अन्येचबहवःक्रूरास्त्वयैवचनिपातिताः ॥२७॥ तथैवचसुरारींश्चजहिसर्वान्महीश्वरान् ॥ “ भारंहरधरायाश्चदुर्धरंदुष्टभूभुजाम् ” ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तासातदादेवीदेवानाहांबिकाशिवा ॥ २८ ॥

पृथ्वीको अत्यन्त पीडित किया है, अब पथ्वी उनकी भारवहन नहीं करसक्ती. इसीसे रोदनपूर्वक कॉपती कॉपती देवताओंके समीप आई है ॥ २३ ॥ हे भुवनेश्वरि ! इस समय आपको इस पृथ्वीका भार हरण करना चाहिये. हे शिवे ! इस समय इसी कार्यको देवताओका अभीष्ट जानिये ॥ २४ ॥ हे मातः ! आपने पूर्वकालमें महिषरूपी अत्यन्त वलवान् दानवको करोड करोड सहायकके सहित मारा है ॥ २५ ॥ अधिक क्या शुम्भ, निशुम्भ, रक्तवीज, महाबलवान् चण्ड, मुण्ड, धूम्रलोचन, दुर्मुख, दुस्सह, अतिवीर्यवान् कराल और अन्यान्य अनेक क्रूर दानवोको संहार किया है ॥ २६ ॥ २७ ॥ अबभी उसी प्रकार देवताओंके वैरी—राजाओंको मारकर उनके भारी बोझसे पृथ्वीकी रक्षा कीजिये. व्यासजी बोले देवताओंके देवीसे इसप्रकार कहनेपर कल्याणरूपिणी ॥ असितापाङ्गी देवी अम्बिकाने हँसकर मेघकी समान गभीरस्वरसे कहा, देवी बोली हे देवताओ ! मैंने विचारलिया है जिससे अंशावतार॥ और दुष्टराजाओंका भार हरण होगा, वह मैंने पहिले

ही विचार लिया है मैं इन सब अधर्मी राजाओंको मारूंगी ॥ २८ ॥ २९ ॥ ३० ॥ मगधराज जरासंध इत्यादि महैश्वर्यशाली जो असुरांशसंभूत राजा प्रदीप्त हुए है मैं उन सबकोही अपनी शक्तिके द्वारा हीनबल करके मारूंगी. हे देवताओ ! तुमलोग भी अपने अपने अंशसे ॥ ३१ ॥ पृथ्वीमें मेरी शक्तिसहित अवतीर्ण होकर भारहरण करोगे देव प्रजापति महर्षि कश्यपने प्रथमही भार्याके सहित ॥ ३२ ॥ यदुकुलमें आनकदुन्दुभी वसुदेव होकर जन्म ग्रहण कियाहै ॥ अव्ययात्मा भगवान् विष्णुभी भृगुशापके कारण ॥ ३३ ॥ वसुदेवके पुत्र होकर अंशसे अवतीर्ण होगे. हे देवताओ ! उसी समय मैंभी गोकुलमें यशोदाके जठरसे जन्मग्रहण कर ॥ ३४ ॥ देवताओंके संपूर्ण कार्यसंपादन करूंगी कारागारसे विष्णुको गोकुलमें ॥३५॥ और देवकीके गर्भसे अनन्तदेवको रोहिणीके गर्भमें प्रेरण करूंगी वे

संप्रहस्याऽसितापांगीमेघगंभीरयागिरा ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ मयेदंचिंतितंपूर्वमंशावतरणंसुराः ॥ २९ ॥ भारावतरणंचैवयथास्याद्दुष्टभूभुजाम् ॥ मयासर्वेनिहंतव्यादैत्येशायेमहीभुजः ॥३०॥ मागधाद्यामहाभागाःस्वशक्त्यामंदतेजसः ॥ भवद्भिरपिस्वैरंशैरवतीर्यधरातले ॥ ३१ ॥ मच्छक्तियुक्तैःकर्तव्यंभाराऽवतरणंसुराः ॥ कश्यपोभार्ययासार्धंदिविजानांप्रजापतिः ॥ ३२ ॥ यादवानांकुलेपूर्वंभविताऽऽनकदुंदुभिः ॥ तथैव भृगुशापाद्वैभगवान्विष्णुरव्ययः ॥ ३३ ॥ अंशेनभवितातत्रवसुदेवसुतोहरिः ॥ तदाऽहंप्रभविष्यामियशोदायांचगोकुले ॥ ३४ ॥ कार्यंसर्वंकरिष्यामिसुराणांसुरसत्तमाः ॥ कारागारेगतंविष्णुंप्रापयिष्यामिगोकुले ॥ ३५ ॥ शेषंचदेवकीगर्भात्प्रापयिष्यामिरोहिणीम् ॥ मच्छक्त्योपचितौतौचकर्तारौदुष्टसंक्षयम् ॥ ३६ ॥ दुष्टानांभूभुजांकामंद्वापरांतेसुनिश्चितम् ॥ इंद्रांशोऽप्यर्जुनःसाक्षात्करिष्यतिबलक्षयम् ॥ ३७ ॥ धर्मांशोऽपिमहाराजोभविष्यतियुधिष्ठिरः ॥ वाय्वंशोभीमसेनश्चाऽश्विन्यंशौचयमावपि ॥ ३८ ॥ वसोरंशोऽथगांगेयःकारिष्यतिबलक्षयम् ॥ व्रजंतुचभवंतोऽद्यधराभवतुसुस्थिरा ॥ ३९ ॥ भाराऽवतरणंनूनंकरिष्यामिसुरोत्तमाः ॥ कृत्वानिमित्तमात्रांस्तान्स्वशक्त्याऽहंनसंशयः ॥४०॥

दोनों मेरी शक्तिसे वर्द्धित होकर द्वापरके अंतमें दुष्ट राजाओंको संहार करेंगे इसमें संदेह नहीं॥ ३६ ॥द्वापरके अन्तमें अवश्य दुष्टराजाओंका क्षय होगा इन्द्रके अंशसे उत्पन्न अर्जुनभी उन दुर्वृत्त राजाओंके बलका क्षय करैगा ॥ ३७ ॥ तिसकाल धर्मके अंशसे महाराज युधिष्ठिर, वायुके अंशसे भीमसेन, दोनों अश्विनी कुमारके अंशसे नकुल और सहदेव ॥ ३८ ॥ तथा वसुके अंशसे गंगापुत्र भीष्मदेव जन्मग्रहण करके उनके बलको नष्ट करेंगे. हे देवताओ ! इस समय तुम स्थिर चित्त होकर जाओ ॥ ३९ ॥ पृथ्वीभी स्थिर होवे तुम निश्चय जानो कि, मै अवश्यही पृथ्वीका भार हरण करूंगी ॥ मैं उनको निमित्तमात्र करके अपनी शक्तिके द्वारा निस्संदेह कुरुक्षेत्रमे ॥ ४० ॥

क्षत्रियगणोंको संहार करूंगी ॥ अंसूया ( निन्दा ) ईर्षा दुर्मति तृष्णा ममता अभिमान स्पृहा ॥ ४१ ॥ जयेच्छा मदन और मोह इन सब दोपोंसे यादवगण नाशको प्राप्त होंगे. ब्राह्मणोंके शापसेही यदुकुलध्वंस होगा ॥ ४२ ॥ भगवान्‌भी शापके वशीभूत हो कलेवर परित्याग करेंगे अब तुमभी अपने अंशसे अवतीर्ण होकर भगवान्‌की सहायताके लिये ॥ ४३ ॥ स्त्रियोंके सहित गोकुल और मथुरामे जन्म ग्रहण करो. व्यासजी बोले यह सब वाते कहकर परमात्माकी माया स्वरूपिणी भुवनेश्वरी देवी अन्तर्धान होगई ॥ ४४ ॥ देवतालोग और पृथ्वी अपने अपने स्थानोंको चलेगये । हे राजन् जन्मेजय! तिसकाल पृथ्वीदेवी देवीके वचनसे संतुष्ट और स्थिर होकर ॥ ४५ ॥ भाँति भाँतिकी औषधि और वीरुध गुल्म वृक्षद्वारा पवित्र होकर अवस्थिति करने लगी । उस काल प्रजालोग अत्यंत सुखी हुए,

कुरुक्षेत्रेकरिष्यामिक्षत्रियाणांचसंक्षयम् ॥ असूयेर्ष्यामतिस्तृष्णाममताभिमतास्पृहा ॥ ४१ ॥ जिगीषामदनोमोहोदोषैर्नंक्ष्यंतियादवाः॥ ब्राह्मणस्यचशापेनवंशनाशोभविष्यति ॥ ४२ ॥ भगवानपिशापेनत्यक्ष्यत्येतत्कलेवरम् ॥ भवंतोऽपिनिजांशैश्वसहायाःशार्ङ्गधन्वनः ॥ ४३ ॥ प्रभवंतुसनारीकामथुरायांचगोकुले ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वांतर्दधेदेवीयोगमायापरात्मनः ॥ ४४ ॥ सधरावैसुराःसर्वेजग्मुःस्वान्यालयानिच ॥ धराऽपिसुस्थिराजातातस्यावाक्येनतोपिता ॥ ४५ ॥ ओपधीवीरुधोपेताबभूवजनमेजय ॥ प्रजाश्चसुखिनोजाताद्विजाश्चापुर्महोदयम् ॥ ४६ ॥ सन्तुष्टामुनयःसर्वेबभूवुर्धर्मतत्पराः॥इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेचतुर्थस्कन्धेएकोनविंशोऽध्यायः ॥१९॥ व्यासउवाच ॥ शृणुभारतवक्ष्यामिभाराऽवतरणंतथा ॥ कुरुक्षेत्रेप्रभासेचक्षपितंयोगमायया ॥ १ ॥ यदुवंशेसमुत्पत्तिर्विष्णोरमिततेजसः ॥ भृगुशापप्रतापेन महामायाबलेनच ॥ २ ॥ क्षितिभारसमुत्तारनिमित्तमितिमेमतिः ॥ माययाविहितोयोगोविष्णोर्जन्मधरातले ॥ ३ ॥

ब्राह्मणोंके अत्यन्त सुख समृद्धिकी वृद्धि हुई ॥ मुनिगणभी तदनुरूप संतुष्ट होकर धर्मकर्ममें तत्परहुए ॥ ४६ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायामेकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ व्यासजीने कहा हे भरतकुलभूषण ! मै तुम्हारे निकट पृथ्वीका भार उतारना कुरुक्षेत्र और प्रभास तीर्थमें सैन्यगणोंका संहार ॥ १ ॥ एवं भृगुशापसे अमिततेजा भगवान् हरिने महामायाके प्रभावसे जिसप्रकार यदुकुलमे जन्म ग्रहण किया वह समस्तही कहता हूं श्रवण करो॥ २॥ हे राजन् ! भगवान् विष्णुने जो पृथ्वीतलमें जन्मग्रहण किया मेरे विचारमें वह मायाकृत योगके सिवाय और कुछ नहीं है. मायाहीने पृथ्वीका भार उतारनेको इसप्रकार किया था. यही मेरा स्थिर सिद्धान्त है ॥ ३ ॥

हे नृपते! जो त्रिगुणा माया देवी ब्रह्मा विष्णु इत्यादि देवगणोंकोभी नचाती रहती हैं. वह जो अन्यको मोहित करै तो फिर इस विषयमें आश्चर्यही क्याहै ?॥४॥ हे राजन्! उस महामायाकी लीला तो प्रसिद्धही है. अधिक क्या उसने विष्णुकोभी भलीभाँतिसे विष्ठा मूत्र और स्नायु परिपूरित गर्भमे वास कराकर दुःख दिया था ॥५॥ पूर्वकालके समय रामअवतारमे उसने देवगणोंकोभी वानर किया था. हे राजन्! 'मैं' 'मेरा' इसप्रकार मायापाशमे बँधकर भगवान् विष्णुने जो कि दुःख भोगा था वह तो तुम भलीभांति जानते हो ॥ ६ ॥ इसीसे अहं ममताके पाशमें बंधताहै मुक्तसंग मुमुक्षु योगीगण मुक्तिलाभकी आशासे ॥ ७ ॥ उसी विश्वरूपिणी विश्वेश्वरी देवीकी उपासना करते हैं. हे राजन्! जिसकी भक्तिलेशका कणमात्र प्राप्त करके ॥ ८ ॥ जीवगणोंको मुक्ति प्राप्त होती है. कौन प्राणी उसकी

किंचित्रंनृपदेवीसाब्रह्मविष्णुसुरानपि ॥ नर्तयत्यनिशंमायात्रिगुणानपरान्किमु ॥ ४ ॥ गर्भवासोद्भवंदुःखंविण्मूत्रस्नायुसंयुतम् ॥ विष्णोरापादितंसम्यग्यया विगतलीलया ॥ ५ ॥ पुरारामाऽवतारेऽपिनिर्जरावानराःकृताः ॥ विदितंतेयथाविष्णुर्दुःखपाशेनमोहितः ॥ ६ ॥ अहंममेतिपाशेनसुदृढेननराधिप ॥ योगिनोमुक्तसंगाश्चमुक्तिकामामुमुक्षवः ॥७ ॥ तामेवसमुपासंतेदेवींविश्वेश्वरींशिवाम् ॥ यद्भक्तिलेशलेशांशलेशलेशलवांशकम् ॥८॥ लब्ध्वामुक्तोभवेज्जंतुस्तांनसेवेतकोजनः ॥ भुवनेशीत्येववक्रेददातिभुवनत्रयम् ॥ ९ ॥ मांपाहीत्यस्यवचसोदेयाभावादृणान्विता ॥ विद्याऽविद्येतितस्याद्वेरूपेजानीहिपार्थिव ॥ १० ॥ विद्ययामुच्यतेजंतुर्बध्यतेऽविद्ययापुनः ॥ ब्रह्माविष्णुश्चरुद्रश्चसर्वेतस्यावशानुगाः ॥ ११ ॥ अवताराःसर्वएवयंत्रिताइवदामभिः ॥ कदाचिच्चसुखंभुंक्तेवैकुंठेक्षीरसागरे ॥ १२ ॥ कदाचित्कुरुतेयुद्धंदानवैर्बलवत्तरैः ॥ हरिःकदाचिद्यज्ञान्वैविततान्प्रकरोतिच ॥१३॥ कदाचिच्चतपस्तीव्रंतीर्थेचरतिसुव्रत ॥ कदाचिच्छयनेशेतेयोगनिद्रामुपाश्रितः ॥१४॥

सेवा नहीं करता है।मनुष्योंमें यदि कोई "भुवनेश्वरी" यह नाम उच्चारण करे तो वह उसको त्रिभुवनप्रदान करती है॥९॥ और कोई यदि "मेरी रक्षा करो" यह वचन कहता है तो विश्वेश्वरी विश्वब्रह्माण्डमे देनेयोग्य वस्तु न देखकर उसके निकट ऋणी होती है.इसमें सन्देह नहीं है. हे पार्थिव! उसके विद्या और अविद्या यह दो प्रकारके रूप जानने चाहियें ॥ १० ॥ जीवगण इस विद्यासे मुक्ति और अविद्यासे बन्धनको प्राप्त होते हैं। ब्रह्मा विष्णु रुद्र ॥११॥ और उनके अवतारगण रस्सीमें बँधे हुएकी समान उसके अधीनमें अवस्थित रहते है. भगवान् हरि कभी वैकुण्ठमें कभी क्षीरसमुद्रमें अवस्थान करके सुख भोगते हैं ॥१२॥ कभी बलवान् दानवगणोंके सहित युद्ध, किसी समय बहुत विस्तृत यज्ञका अनुष्ठान ॥ १३ ॥ कभी तीव्रतर तपस्याका आचरण करते हैं और कभी योगमायाके आश्रयमे

शयन करते है ॥ १४ ॥ अतएव भगवान् मधुसूदन किसी समय स्वाधीनतालाभ करनेमें समर्थ नहीं होते. हे राजन् ! विष्णुकी समान ब्रह्मा, रुद्र, इन्द्र, वरुण, यम, ॥ १५ ॥ कुबेर, अग्नि, सूर्य्य, चन्द्र और अन्यान्य देवताश्रेष्ठगण, सनकादि मुनिगण, एवं वसिष्ठादि ऋषिगण ॥ १६ ॥ सबही नाचनेवाली पुतलीके समान सदाही उस भुवनेश्वरीके बशीभूत होते है । नथाहुआ बलवान् बैल जिसप्रकार मनुष्यके वशीभूत होकर विचरण करता है॥ १७ ॥ इसीप्रकार सम्पूर्ण देवतागण कालपाशमें नियन्त्रित हो रहे हैं, हे राजेन्द्र । हर्ष, शोक, निद्रा, तन्द्रा और आलस्यादि समस्त भाव ॥ १८ ॥ सर्वदाही देहीमात्रके देहका आश्रय करके रहते है ग्रन्थकारगणोंने देवतागणोंको अमर अर्थात् मरणधर्मरहित और निर्ज्जर अर्थात् जरा धर्म्मविहीन कहा है॥ १९ ॥ किन्तु वह नाममात्रही प्रकाश पाते हैं. बास्तवमे

नस्वतंत्रःकदाचिच्चभगवान्मधुसूदनः ॥ तथाब्रह्मातथारुद्रस्तथैंद्रोवरुणोयमः ॥ १५ ॥ कुबेरोऽग्नीरवींदूचतथाऽन्येसुरसत्तमाः ॥ मुनयः सनकाद्याश्चवसिष्ठाद्यास्तथाऽपरे ॥ १६ ॥ सर्वेऽबावशगानित्यंपांचालीवनरस्यच ॥ नसिप्रोतायथागावोविचरंतिवशानुगाः ॥ १७ ॥ तथैव देवताःसर्वाःकालपाशनियंत्रिताः ॥ हर्षशोकादयोभावानिद्रातंद्रालसादयः ॥१८॥ सर्वेषांसर्वदाराजन्देहिनां देहसंश्रिताः ॥ अमरानिर्जराः प्रोक्तादेवाश्चग्रंथकारकैः ॥ १९ ॥ अभिधानतश्चार्थतोनतेनूनंताद्दशाःक्वचित् ॥ उत्पत्तिस्थितिनाशाख्याभावायेषांनिरंतरम् ॥ २० ॥ अम रास्तेकथंवाच्यानिर्जराश्चकथंपुनः ॥ कथदुःखाभिभूतावाजायंतेविबुधोत्तमाः ॥ २१ ॥ कथंदेवाश्चवक्तव्याव्यसनेक्रीडनंकथम् ॥ क्षणा दुत्पत्तिनाशश्चद्दश्यतेऽस्मिन्नसंशयः ॥ २२ ॥ जलजानांचकीटानांमशकानांतथापुनः ॥ उपमानकथंचैषामायुर्पोऽतेमराःस्मृताः ॥ २३ ॥ ततोवर्षायुषश्चापिशतवर्षायुपस्तथा ॥ मनुष्याह्यमरादेवास्तस्माद्ब्रह्मापरःस्मृतः ॥ २४ ॥ रुद्रस्तथातथाविष्णुःक्रमशश्चभवंतिहि ॥ नश्यंति क्रमशश्चैववर्धंतिचोत्तरोत्तरम् ॥ २५ ॥

अर्थगत वह कभी नहीं होसकते. क्योकि जिनका उत्पत्ति स्थिति और विनाशधर्म सदाही रहता है ॥ २० ॥ उनको किसप्रकार अमर और निर्ज्जर कहा जासक्ता है दुःखयुक्त विबुध कैसे होते है॥ २१ ॥ क्योकि विपद् उपस्थित होनेपरभी किसप्रकार क्रीडा होसक्ती है देखनेमें आता है कि, इस संसारमें कमलकीट और मशकगण उत्पन्न होकर क्षणमेही नष्ट होते हैं. इसप्रकार देवतागणोंकोभी आयुके शेषमें मरणधर्म प्राप्त होता है. तो देवतागण इन सम्पूर्ण मरणधर्म्मशील जीवगणके उपमास्थल क्यों न हों ? क्यों उनका "मर" यह नाम न हो ॥ २२ ॥ २३ ॥ जन्मादि विकारवान् होनेसे मनुष्योंमें कोई एक वर्ष कोई सौवर्ष कालकी आयुलाभ करते हैं. और फिर देवतागण मनुष्योसे; प्रजापति ब्रह्मा देवतागणोंसे॥ २४ ॥ रुद्रदेव ब्रह्मासे, और विष्णु रुद्रसे अधिकतर आयुको प्राप्त होते हैं. इसप्रकार क्रमक्रमसे समस्तही नष्ट होते

और बराबर बढ़ते है ॥ २५ ॥ जो देहधारण करता है । निश्चयही उसका विनाश होता है । हे राजन् इसप्रकार इस संसारमें सम्पूर्ण जीवही चक्रकी समान सदा भ्रमण करते है इसमें सन्देह नहीं है॥ २६ ॥जीवगण मोहजालमें आच्छन्न हैं. वह कभी मुक्तिलाभ नहीं करसक्ते जबतक माया विद्यमान रहती है तबतक मोहजाल दूर नहीं होता ॥ २७ ॥ हे नृप । सृष्टिकालमें ब्रह्मादि समस्त वस्तुओंकी यथाक्रमसे उत्पत्ति और प्रलयकालमें नाश होताहै॥ २८॥ इससे जिसके नाशविषयमें जो कारण होता है वह उसको विनाश करता है । भगवतीकी इच्छासे विधाता जो रचना करते हैं वह फिर अन्यथा नही होती॥ २९ ॥इस संसारमे यही स्थिर सिद्धान्तजानना चाहिये विधाताके नियति अनुसार सम्पूर्ण जीवगणोका जन्म, मृत्यु, जरा, व्याधि, दुःख अथवा सुख यह समस्त व्यापारही सम्पादित होता है कभी

नूनंदेहवतोनाशोमृतस्योत्पत्तिरेवच ॥ चक्रवद्भ्रमणंराजन्सर्वेषांनाऽत्रसंशयः ॥ २६ ॥ मोहजालाऽऽवृतोजंतुर्मुच्यतेनकदाचन ॥ मायायांविद्यमानायांमोहजालंननश्यति ॥ २७ ॥ उत्पित्सुकालउत्पत्तिःसर्वेषांनृपजायते ॥ तथैवनाशःकल्पान्तेब्रह्मादीनांयथाक्रमम् ॥ २८ ॥ निमित्तंयस्तुयन्नाशेसघातयतितंनृप ॥ नान्यथातद्भवेन्नूनंविधिनानिर्मितंतुयत् ॥२९॥ जन्ममृत्युजराव्याधिदुःखंवासुखमेववा ॥ तत्तथैवभवेत्कामंनान्यथेहविनिर्णयः ॥ ३० ॥ सर्वेषांसुखदौदेवौप्रत्यक्षौशशिभास्करौ ॥ ननश्यतितयोःपीडाकचित्तद्वैरिसंभवा ॥ ३१ ॥ भास्करस्यसुतोमंदःक्षयीचंद्रःकलंकवान् ॥ पश्यराजन्विधेःसूत्रंदुर्वारंमहतामपि ॥३२॥ वेदकर्ताजगद्धर्ताबुद्धिदस्तुचतुर्मुखः ॥ सोऽपिविक्लवतांप्राप्तोदृष्ट्वापुत्रींसरस्वतीम् ॥ ३३ ॥ शिवस्याऽपिमृताभार्यासतीदग्ध्वाकलेवरम् ॥ सोऽभवद्दुःखसंतप्तःकामार्तश्चजनार्तिहा ॥ ३४ ॥ कामाग्निदग्धदेहस्तुकालिंद्यांपतितःशिवः ॥ साऽपिश्यामजलाजातातन्निदाघवशान्नृप ॥ ३५ ॥

इसके अन्यथा नहीं होता॥ ३० ॥देखो प्रत्यक्ष देवता चन्द्र और सूर्य सबकोई सुखप्रदान करते हैं किन्तु इनकी वैरिकृत पीड़ा कभी नष्ट नहीं होती ॥ ३१ ॥ सूर्यके पुत्र सदाही अपकारी होनेसे उनका "मन्द" नाम हुआ है, चन्द्रमा राजयक्ष्मा रोगसे ग्रस्त और कलङ्की है. हे राजन् ! सामान्य व्यक्तिके सम्बन्धमे और क्या कहूं?महद् व्यक्तिगणोंके प्रति भी विधिनियतिका इसप्रकार प्रभाव दिखाई देता है ॥ ३२॥ जगत्को उत्पन्न करनेवाले ब्रह्मा वेदकर्त्ता और बुद्धिप्रद है वेभी अपनी कन्या सरस्वतीको देखकर कामातुर हुए थे॥ ३३ ॥ शिवकी भार्या सतीके प्राणत्याग करनेपर महादेव सम्पूर्ण दुःखनाशन होनेपर भी अत्यन्त कामार्त्त हो अति दुःखसे सन्तप्त हुए थे॥ ३४ ॥उससमय वह कामाग्निसे दग्धदेह हो कालिन्दीके जलमें पतितहुए उनके सन्तापसे तापिताही यह नदी भी श्यामवर्ण होगई॥ ३५ ॥

हे राजन् ! महादेव जिस समय कामार्त्त और नग्न हो भृगुके वनमें जा रमण कर रहे थे । उस समय तपोधन भृगुने उनको इस अवस्थामें देखकर तुम अत्यन्त निर्लज्ज हो ॥३६॥ अतएव "इस समय तुम्हारा लिंग पतित हो" यह कहकर उनके प्रति दारुण शाप दिया। तब महादेवजीने आनन्द भोगके लिये दानवगणोंका बनाई हुई अमृतदीर्घिकाका पान किया ॥ ३७ ॥ देवराज इन्द्रभी पृथिवीतलमें बैल होकर ककुत्स्थ राजाके वाहन हुए थे अधिक क्या सम्पूर्ण लोकोके आदिभूत विवेकी भगवान् विष्णुकी॥३८॥सर्वज्ञता और प्रभुशक्तिही कहां गई थी?क्या आश्चर्य्यका विषय है कि, वह स्वर्णके मृगके विषयमें कुछ भी नहीं जानसके ॥३९॥ हे राजेन्द्र! आप योगमायाका बल अवलोकन कीजिये रामचन्द्रजीने कामसे मोहित और सीताके विरहानलमें सन्तप्त एवं अत्यन्त कातर हो अतिरोदन किया था॥ ॥ ४० ॥ उन्होंने अत्यन्त मोहित हो उच्चस्वरसे रोदन करते करते वृक्षगणोंसे पूँछा था जनकात्मजा सीता कहाँ गई है? क्या उनको हिंस्र जन्तुगण भक्षण कर

कामार्तोरममाणस्तुनग्नःसोऽपिभृगोर्वनम् ॥ गतःप्राप्तोऽथभृगुणाशप्तःकामातुरोभृशम् ॥ ३६ ॥ पतत्वद्यैवतेलिंगंनिर्लज्जेतिभृशंकिल ॥ पपौ चामृतवापींचदानवैर्निर्मितांमुदे ॥ ३७ ॥ इंद्रोऽपिचवृषोभूत्वावाहनत्वंगतःक्षितौ ॥ आद्यस्यसर्वलोकस्यविष्णोरेवविवेकिनः ॥ ३८ ॥ सर्वज्ञत्वंगतंकुत्रप्रभुशक्तिःकुतोगता ॥ यद्धेममृगविज्ञानंनज्ञातंहरिणाकिल ॥ ३९ ॥ राजन्मायाबलंपश्यरामोहिकाममोहितः ॥ रामोविरहसंततोरुरोदभृशमातुरः ॥ ४० ॥ योपृच्छत्पादपान्मूढःक्वगताजनकात्मजा ॥ भक्षितावाहृताकेनरुदन्नुच्चतरंततः ॥ ४१ ॥ लक्ष्मणाऽहंमरिष्यामिकांताविरहदुःखितः ॥ त्वंचापिममदुःखेनमरिष्यसिवनेऽनुज ॥ ४२ ॥ आवयोर्मरणंज्ञात्वामाताममरिष्यति ॥ शत्रुघ्नोऽप्यतिदुःखार्तःकथंजीवितुमर्हति ॥ ४३ ॥ सुमित्राजीवितंजह्यात्पुत्रव्यसनकर्शिता ॥ पूर्णकामाऽथकैकेयीभवेत्पुत्रसमन्विता ॥ ४४ ॥ हासीतेक्वगताऽसित्वंमांविहायस्मरातुरा ॥ एह्येहिमृगशावाक्षिमांजीवयकृशोदरि ॥ ४५ ॥ किंकरोमिक्वगच्छामित्वदधीनंचजीवितम् ॥ समाश्वासयदीनंमांप्रियंजनकनंदिनि ॥ ४६ ॥

गये?अथवा कोई दुर्वृत्त उनको हरण कर लेगया ? ॥४१॥ हे भ्रातृ लक्ष्मण । मैं प्रियाके विरहानलमें दग्ध हो इस समय प्राणत्याग करूंगा हाय! फिर तुमभी मेरी विरहवह्निमें जीवन विसर्ज्जन करोगे ॥ ४२ ॥ मेरा मृत्युसम्वाद सुनकर माता भी जीवन विसर्ज्जन करेगी शत्रुघ्नभी अत्यन्त दुःखसे कातर हो जीवन धारण करनेमें समर्थ नहीं होगे॥४३॥सुमित्रा माता भी पुत्रमरणकी शोकानलमें प्राणत्याग करेगी तब भरतके सहित कैकेयीका मनोरथ निःसन्देह पूर्ण होगा ॥४४॥ हा सीते ! मै कामबाणसे पीडित होता हूं तुम मुझको त्यागकर कहां चली गई. हे मृगलोचने ! हे कृशोदरि ! तुम आओ और शीघ्र मुझको प्राणदान दो ॥ ४५ ॥ मैं क्या करूं ? कहां जाऊं ? मेरा जीवन तुम्हारेही अधीन है हे जनकनन्दिनि । मै तुम्हारा प्रिय हूं इस समय तुम्हारे विरहमें अत्यन्त दीन हुआ हूं

तुम आकर मुझको समझाओ ॥ ४६ ॥ अलौकिक प्रभावसम्पन्न श्रीरामचन्द्रजीने इसप्रकार विलाप करते करते वनवनमें भ्रमण किया था किन्तु जनकतनयाको नहीं देखसके ॥ ४७ ॥ क्या आश्चर्य्य है कि कमललोचन श्रीरामचन्द्र सम्पूर्णलोकोंकी शरण देनेवाले थे उन्होने मायामें मोहित होकर वानरगणोंका आश्रय ग्रहण किया था ॥ ४८ ॥ और उनकी सहायतासे समुद्रमे पुल बाँध महोदर वीरवर कुम्भकर्ण और रावणका विनाश किया था ॥ ४९ ॥ तदनन्तर सीताको अपने समीप लाय स्वयं सर्वज्ञ होकर भी दुरात्मा रावणने सीताका हरण किया है यह जानकर उसको दिव्य कराया था ॥ ५० ॥ हे महाराज ! योगमायाका बल अत्यन्त महत् है उसके प्रभावकी बात क्या कहूं यह समस्त विश्वमण्डल उसके द्वारा चलायमान हो निरन्तर भ्रमण करता है ॥ ५१ ॥ इसप्रकार अनेक अवतारोमें भगवान् विष्णु शापके वशीभूत और दैवके अधीन हो सदाही अनेकप्रकारके कार्य्य करते है ॥ ५२ ॥ हे राजन् ! मै इस समय देवतागणोंका कार्य साधनके लिये श्रीकृष्णकी मनुष्यलोकमें उत्पत्ति और उनके चरित्रकी कथा वर्णन करता हूं सुनो ॥ ५३ ॥ पूर्वकालके समय कालिन्दीके मनोहर तटपर मधुवन नामक एक स्थान था मधुका पुत्र लवण नामक एक महाबलवान् दानव उस स्थानमें वास करता था ॥५४॥वह पापाशय वरलाभसे गर्वित हो ब्राह्मणगणोको अत्यन्त दुःख देता. इसके उपरान्त लक्ष्मणके भ्राता शत्रुघ्नने कठिनतासे मारने योग्य उस दैत्यको संग्राममें दलित कर उसी स्थानमें मथुरानामक परममनोहर एक पुरी बनाई ॥ ५५ ॥ ॥ ५६ ॥ शत्रु विनाशन मतिमान् शत्रुघ्नने अपने पुष्कर और अक्ष इन दोनों पुत्रोंको उस राज्यमे अभिषिक्त करके मरनेका समय उपस्थित होनेपर स्वर्गमें गमन किया ॥ ५७ ॥

एवंविलपतातेनरामेणाऽमिततेजसा ॥ वनेवनेचभ्रमतानेक्षिताजनकात्मजा ॥ ४७ ॥ शरण्यःसर्वलोकानांरामःकमललोचनः ॥ शरणंवानराणांसगतोमायाविमोहितः ॥ ४८ ॥ सहायान्वानरान्कृत्वाबबन्धवरुणालयम् ॥ जघानरावणंवीरंकुंभकर्णंमहोदरम् ॥ ४९ ॥ आनीयचततः सीतांरामोदिव्यमकारयत् ॥ सर्वज्ञोऽपिहृतांमत्वारावणेनदुरात्मना ॥५०॥ किंब्रवीमिमहाराजयोगमायाबलंमहत् ॥ ययाविश्वमिदंसर्वंभ्रामितंभ्रमतेकिल ॥ ५१ ॥ एवंनानाऽवतारेऽत्रविष्णुःशापवशंगतः॥करोतिविविधाश्चेष्टादैवाधीनःसदैवहि ॥५२॥ तवाऽहंकथयिष्यामिकृष्णस्यापिविचेष्टितम् ॥ प्रभवंमानुषेलोकेदेवकार्यार्थसिद्धये ॥ ५३ ॥ कालिंदीपुलिनेरम्येह्यासीन्मधुवनंपुरा ॥ लवणोमधुपुत्रस्तुतत्राऽऽसीद्दानवोबली ॥ ५४ ॥ द्विजानांदुःखदःपापोवरदानेनगर्वितः ॥ निहतोऽसौमहाभागलक्ष्मणस्यानुजेनवै ॥ ५५ ॥ शत्रुघ्नेनाथसंग्रामेतंनिहत्यमदोत्कटम् ॥ वासितामथुरानामपुरीपरमशोभमना ॥५६ ॥ सतत्रपुष्कराक्षौद्वौपुत्रौशत्रुनिषूदनः ॥ निवेश्यराज्येमतिमान्कालेप्राप्तेदिवंगतः ॥५७॥

फिर सूर्यवंशकी क्षीणदशा हुई ययातिकुलमें उत्पन्न हुए यादवगणोंने उस मुक्तिदेनेवाली मथुरापुरीपर अधिकार किया ॥ ५८ ॥ हे राजेन्द्र! शूरसेन नामक शूरवर एक यादवनृपति उस स्थानमें राजा हो मथुराके ऐश्वर्यका भोग करता रहा ॥ ५९ ॥ वहां वरुणके शापके निमित्त कश्यपके अंशसे वसुदेवनामक विख्यात शूरसेनके एक पुत्र उत्पन्न हुआ ॥ ६० ॥ वह वैश्यवृत्ति अर्थात् खेतीकार्य्यादिमें तत्पर हुआ उस मथुरापुरीमें उग्रसेनके पिताकी मृत्यु होनेपर श्रीमान् उग्रसेनने मथुराका आधिपत्य लाभ किया कुछ काल व्यतीत होनेपर कंसनामक उसके एक अत्यन्त तेजस्वी पुत्र उत्पन्न हुआ ॥६१॥ इधर देवक राजाके अदितिके अंशसे देवकी नामक एक कन्याने वरुणके शापसे जन्म ग्रहण किया। कश्यपकी अनुगामिनी ॥ ६२॥ महात्मा देवक राजाने अपनी कन्याके संग वसुदेवका विवाह किया यह विवाह कार्य्य होचुकनेपर ॥६३॥ कंसके प्रति यह आकाशवाणी हुई कि, हे महाभाग कंस! इस देवकीके गर्भसे आठवीं सन्तान तेरे मारनेवाली होगी ॥६४॥महाबल कंस उस

सूर्यवंशक्षयेतांतुयादवाःप्रतिपेदिरे ॥ मथुरांमुक्तिदांराजन्ययातितनयाःपुरा ॥ ५८॥ शूरसेनाभिधःशूरस्तत्राभून्मेदिनीपतिः ॥ माथुराञ्छूरसेनांश्चबुभुजेविषयान्नृप ॥ ५९ ॥ तत्रोत्पन्नःकश्यपांशःशापाच्चवरुणस्यवै ॥ वसुदेवोऽतिविख्यातःशूरसेनसुतस्तदा ॥ ६० ॥ वैश्यवृत्तिरतःसोऽभून्मृतेपितरिमाधवः ॥ उग्रसेनोबभूवाथकंसस्तस्याऽऽत्मजोमहान् ॥ ६१ ॥ अदितिर्देवकीजातादेवकस्यसुतातदा ॥ शापाद्वैवरुणस्याऽथकश्यपाऽनुगताकिल ॥ ६२ ॥ दत्तासावसुदेवायदेवकेनमहात्मना ॥ विवाहेरचितेतत्रवागभूद्गगनेतदा ॥ ६३ ॥ कंसकंसमहाभागदेवकीगर्भसंभवः ॥ अष्टमस्तुसुतःश्रीमांस्तवहंताभविष्यति ॥ ६४ ॥ तच्छ्रुत्वावचनंकंसोविस्मितोऽभून्महाबलः ॥ देववाचंतुतांमत्वासत्यांचिंतामवापसः ॥६५॥ किंकरोमीतिसंचिंत्यविमर्शमकरोत्तदा ॥ निहत्यैनांनमेमृत्युर्भवेदद्यैवसत्वरम् ॥ ६६ ॥ उपायोनान्यथाचास्मिन्कार्येमृत्युभयावहे ॥ इयंपितृष्वसापूज्याकथंहन्मीत्यचिंतयत् ॥ ६७ ॥ पुनर्विचारयामासमरणंमेस्त्यहोस्वसा ॥ पापेनाऽपिप्रकर्तव्यादेहरक्षाविपश्चिता ॥६८॥ प्रायश्चित्तेनपापस्यशुद्धिर्भवतिसर्वदा ॥ प्राणरक्षाप्रकर्तव्याबुधैरप्येनसातथा ॥ ६९ ॥

आकाशवाणीको सुन आश्चर्ययुक्त हो और उसको सत्य जानकर अत्यन्त चिन्तामें मग्न हुआ ॥६५॥ तिस समय कंस 'क्या करूं।' इसप्रकार चिन्ता करके मनमें विचारने लगा एकबार यह विचार किया कि, अब शीघ्र इसको मारडालूं तो फिर मै न मरूंगा॥६६॥क्योकिं इस मृत्युजनक कार्य्यका अन्य कोई उपाय नहीं दीखता फिर विचारा कि,यह मेरे पिताके स्थानापन्नदेवककी कन्या अतएव मेरी भगिनीहै तथा पूजनीयहै इसको किसप्रकार मारूं?॥६७॥ अन्तमें यह निश्चय किया कि यह मेरी पूजनीय भगिनी होनेपरभी मेरी मृत्युरूपिणी हुई है अतएव इसके मारनेसे मुझको पाप स्पर्श नहीं करसक्ता क्योकि पंडितगण कहते है कि,पापकार्यद्वाराभी अपनी देहकी रक्षा करनी चाहिये ॥ ६८ ॥ प्रायश्चित्तसे सर्वदाही पापकी शुद्धि होती है अतएव पापकार्य करकेभी अपने शरीरकी रक्षा करनी चाहिये ॥ ६९ ॥

पापाशय कंसने मनमें इसप्रकार चिन्ता करके शीघ्र खड्गधारणपूर्वक उसके केशग्रहण किये॥ ७० ॥और वरारोहा देवकीके विनाशकी इच्छासे मियानसे खड्ग खींच कर सबके सामने उस नवविवाहिता कामिनीका आकर्षण करनेलगा ॥ ७१ ॥ कंसको देवकीके मारनेमें उद्यत देखकर सभी महाकोलाहल करनेलगे. तब वसुदेव के वशमें रहनेवाले वीरोंने शरासन संयोजित किया ॥ ७२ ॥ वह अद्भुत साहसशाली वीरगण देवकीको छोड़नेके लिये वारंवार कंससे कहनेलगे फिर उन्होंने दया करके देवमाता देवकीको दुरात्मा कंसके हाथसे छुडालिया ॥ ७३ ॥ तब महाबलवान् कंससे उन वसुदेवके सहायक वीरोंका घोर युद्ध हुआ ॥ ७४ ॥ फिर दारुण लोमहर्षण युद्ध होता देख बूढे यादवोंने कंसको निवारण करके कहा ॥ ७५ ॥ यह देवकी तुम्हारी बहन है. इसका तुमको सन्मान

विचिंत्यमनसाकंसःखड्गमादायसत्वरः॥जग्राहतांवरारोहांकेशेष्वाकृष्यपापकृत्॥७०॥कोशात्खड्गमुपाकृष्यहंतुकामोदुराशयः॥ पश्यतांसर्वलोकानांनवोढांतांचकर्षह॥७१॥हन्यमानांचतांदृष्ट्वाहाहाकारोमहानभूत्॥वसुदेवानुगावीरायुद्धायोद्यतकार्मुकाः॥७२॥ मुंचमुंचेतिप्रोचुस्ततेतदाद्भुतसाहसाः॥कृपयामोचयामासुर्देवकींदेवमातरम्॥७३॥तद्युद्धमभवद्घोरंधीराणांचपरस्परम्॥वसुदेवसहायानांकंसेनचमहात्मना ॥७४॥वर्तमानेतथायुद्धेदारुणेलोमहर्षणे॥कंसंनिवारयामासुर्वृद्धायेयदुसत्तमाः॥७५॥ पितृष्वसेयंतेवीरपूजनीयाचबालिशा॥नहंतव्यात्वयावीरविवाहोत्सवसंगमे॥७६॥स्त्रीहत्यादुःसहावीरकीर्तिघ्नीपापकृत्तमा॥भूतभाषितमात्रेणनकर्तव्याविजानता॥७७॥ अंतर्हितेनकेनाऽपिशत्रुणातवचाऽस्यवा॥उदितेतिकुतोनस्याद्वागनर्थकरीविभो॥७८॥यशसस्तेविघातायवसुदेवगृहस्यच। अरिणारचितावाणीगुणमायाविदानृप॥७९॥बिभेषिवीरस्त्वंभूत्वाभूतभाषितभाषया ॥ यशोमूलविघातार्थमुपायस्त्वरिणाकृतः ॥ ८० ॥

करना उचित है. किन्तु तुम जो इसको मारोगे यह बात इस बालिकाने विचारी भी नहीं है. अतएव हे वीर ! इस विवाहके उत्सवकालमें इसका वध करना तुम्हारा कर्त्तव्य नहीं है ॥ ७६ ॥ हे योद्धाओंमें श्रेष्ठ ! स्त्रीकी हत्यासे यशका नाश और घोरतर पाप होता है, एवं वह मनुष्यके पक्षमें अत्यन्त असहनीय है और ज्ञानी पुरुषका सामान्य आकाशवाणीके ऊपर विश्वास करके स्त्रीहत्या करना कभी उचित नहीं है ॥ ७७ ॥ ज्ञात होता है तुम्हारे अथवा वसुदेवके किसी शत्रुने छिपकर यह अनर्थकर वचन कहा है. ऐसा न होनेसे कोईभी कारण संभव नहीं होसक्ता ॥ ७८ ॥ हमको बोध होता है तुम्हारे यशका नाश और वसुदेवके गृहका नाश करनेकोही इन्द्रजालिक माया विद्या विशारद किसी शत्रुने यह आकाशवाणी रची है ॥ ७९ ॥ हे नृप ! तुम वीरवर होकरभी भूतवाक्यसे भय करते हो? हमको

इन वासुदेवने जो शिवकी आराधना की, इसमे फिर आश्चर्यही क्या है ? ॥ २० ॥ सुषुप्तिका आधारभूत जो कारण अपना शरीर है सर्वेश्वर शिव उसकारण देहके अधिष्ठाता स्वरूप है, इससे वे विष्णुकेभी जनक है अतएव स्वयं विष्णु भी इसीकारण उनकी पूजा करते है ॥ २१ ॥ राम कृष्ण इत्यादि सम्पूर्ण अवतार उन विष्णुका अंशमात्र है. फिर वे क्यों शिवकी पूजा न करे ? अकार भगवान् ब्रह्मा, उकार साक्षात् हरि ॥ २२ ॥ मकार स्वयं भगवान् रुद्र और अर्द्धमात्राही माहेश्वरी हैं. इसीसे पण्डितोंने ब्रह्माकी अपेक्षा विष्णुका विष्णुकी अपेक्षा रुद्रका और रुद्रकी अपेक्षा तुरीयरूपिणी महेश्वरीका श्रेष्ठत्व प्रतिपादन किया है॥ २३ ॥जो अर्द्धमात्रा किसीसे भी उच्चारित नहीं होती. वही नित्यरूपा देवी उसका स्वरूप है. अतएव संपूर्ण शास्त्रोंमें ही उसका सबकी अपेक्षा श्रेष्ठत्व प्रतिपादित हुआहै॥ २४ ॥ ब्रह्मासे विष्णु प्रधान. विष्णुसे रुद्रप्रधान हैं अतएव कृष्णने जो शिवकी पूजा की इसमें फिर संशय करना उचित नहीं है ॥ २५ ॥ शिवकी इच्छानुसार ब्रह्माको

सहिसर्वेश्वरोदेवोविष्णोरपिचकारणम् ॥ सुषुप्तस्थाननाथःसविष्णुनाचप्रपूजितः ॥२१॥ तदंशभूताःकृष्णाद्यास्तैःकथंनसपूज्यते ॥ अकारो भगवान्ब्रह्माप्युकारःस्याद्धरिःस्वयम् ॥२२॥ मकारोभगवान्रुद्रोप्यर्धमात्रामहेश्वरी ॥ उत्तरोत्तरभावेनाप्युत्तमत्वंस्मृतंबुधैः ॥२३॥ अतःसर्वेषु शास्त्रेषुदेवीसर्वोत्तमास्मृता॥अर्धमात्रास्थितानित्यायानुच्चार्याऽविशेषतः॥२४॥विष्णोरप्यधिकोरुद्रोविष्णुस्तुब्रह्मणोऽधिकः॥तस्मान्नसंशयः कार्यःकृष्णेनशिवपूजने॥२५॥इच्छयाब्रह्मणोवक्राद्वरदानार्थमुद्बभौ ॥ मूलरुद्रस्यांशभूतोरुद्रनामाद्वितीयकः॥२६॥सोऽपिपूज्योऽस्तिसर्वेषांमूलरुद्रस्यकाकथा ॥ देवीतत्त्वस्यसान्निध्यादुत्तमत्वंस्मृतंशिवे ॥२७॥ अवताराहरेरेवंप्रभवंतियुगेयुगे॥योगमायाप्रभावेननाऽत्रकार्याविचारणा ॥२८॥ यानेत्रपक्ष्मपरिसंचलनेनसम्यग्विश्वंसृजत्यवतिहन्तिनिगूढभावा॥सैषाकरोतिसततंद्रुहिणाऽच्युतेशान्नानाऽवतारकलनेपरिभूयमानान् ॥२९॥ सूतीगृहाद्व्रजनमध्यनयानियुक्तंसंगोपितश्चभवनेपशुपालराज्ञः॥संप्रापितश्चमथुरांविनियोजितश्चश्रीद्वारकाप्रणयनेननुभीतचित्तः ॥३०॥

वरदेनेको ब्रह्माके ललाटसे मूलरुद्रके अंश दूसरे रुद्र उत्पन्न हुए थे ॥ २६ ॥ मूलरुद्रकी बात तो दूर रहे, वे भी सबके पूजनीय है. हे राजन् ! परमात्मस्वरूपिणी देवीके प्रभावसे शिवका उत्कर्ष प्रतिपादितहुआ है ॥ २७ ॥ योगमायाके प्रभावसे युगयुगमेविष्णुके इसीप्रकार अनेक अवतार होते है. इस विषयमें विचार करनेका प्रयोजन नहीं है ॥ २८ ॥ केवल अच्युतकोही नहीं. वह ईश्वरी ब्रह्मा और महादेवकोभी सदा अनेक अवतारोंके निमित्त क्लेशप्रदान करती है । अधिक क्या वही प्रच्छन्नभावसे नेत्रनिमेषमात्रमे सर्व प्रकारसे विश्व संसारकी सृष्टि, स्थिति और संहार करतीं है ॥ २९ ॥ योगमायाने श्रीकृष्णको सूतिकागृहसे व्रजमें भेजकर पशुपालपति नन्दके घर भलीभाँतिसे रक्षाकी. फिर कंसका विनाश करनेकी इच्छासे कृष्णको मथुरामें लेगई उस स्थानमें जरासंधसे

भीत होनेपर फिर द्वारावतीमें प्रेरण किया था ॥३०॥ अधिक क्या? उन्होंने सोलह हजार पांचसौ रमणी और अपने अंशसे प्रधान आठ नायिका उत्पन्न करके अनन्तके अवतारस्वरूप भगवान् श्रीकृष्णको उनके विलासभोगके वशीभूत दासस्वरूप किया था ॥३१॥ स्त्री अकेली होनेपर भी जब दृढ लोहेकी शृंखला(जंजीर) के समान मायाजालमें पुरुषको बांध सक्ती हैं तब पचास अधिक षोड़श सहस्र रमणी जो उन कृष्णको पालित शुकके समान सब कार्यमें प्रयोग करें. फिर इससे आश्चर्यही क्या है ॥३२॥ श्रीकृष्ण सत्यभामाके इस प्रकार वशीभूत हुए थे कि उसकी आज्ञासे अत्यानन्दसहित पारिजात पुष्प लेने इन्द्रालयमें गये फिर सुरप तिसे संग्राम करके पारिजात तरु हरणपूर्वक उसको प्रियतमा सत्यभामाके आलयमें महार्ह भूषणस्वरूप करदिया था॥३३॥देखो! उन्हीं श्रीकृष्णने संपूर्ण धर्मकार्यके विधानाभिलाषसे अपने बाहुबलद्वारा शिशुपाल इत्यादिको पराजित कर भीष्मकी कन्या रुक्मिणीका हरणपूर्वक फिर स्वीयधर्मपत्नीरूपमें ग्रहण किया. अत एव

निर्मायषोडशसहस्रशतार्धकास्तानार्योऽष्टसंमततराःस्वकलासमुत्थाः ॥ तासांविलासवशगंतुविधायकामंदासीकृतोहिभगवाननयाप्यनंतः ॥ ॥ ३१ ॥ एकाऽपिबंधनविधौयुवतीसमर्थापुंसोयथासुदृढलोहमयंतुदाम ॥ किंनामषोडशसहस्रशताऽर्धकाश्चतंस्वीकृतंशुकमिवाऽतिनिबंध यंति ॥ ३२ ॥ सात्राजितीवशगतेनमुदान्वितेनप्राप्तंसुरेंद्रभवनंहारिणातदानीम् ॥ कृत्वामृधंमघवताविहृतस्तरूणामीशःप्रियासदनभूषणतांच आप ॥ ३३ ॥ योभीमजांह्विहृतवाञ्छिशुपालकादीञ्जित्वाविधिंनिखिलधर्मकृतोविधित्सुः ॥ जग्राहतांनिजबलेनचधर्मपत्नींकोऽसौविधिःपर कलत्रहृतौविजातः ॥ ३४ ॥ अहंकारवशःप्राणीकरोतिचशुभाऽशुभम् ॥ विमूढोमोहजालेनतत्कृतेनाऽतिपातिना ॥३५॥ अहंकाराद्धिसंजात मिदंस्थावरजंगमम्॥मूलाद्धरिहरादीनामुग्रात्प्रकृतिसंभवात् ॥३६॥ अहंकारपरित्यक्तोयदाभवतिपद्मजः॥ तदाविमुक्तोभवतिनोचेत्संसारकर्म कृत् ॥३७॥ तन्मुक्तस्तुविमुक्तोहिबद्धस्तद्वशतांगतः॥ ननारीनधनंगेहंनपुत्रानसहोदराः ॥ ३८ ॥ बंधनंप्राणिनांराजन्नहंकारस्तुबंधकः ॥ अहं कर्तामयाचेदंकृतंकार्यंबलीयसा ॥ ३९ ॥

पराई स्त्री ग्रहण करनेसे जो पाप होता है वह विधि कहॉ रही? ॥ ३४ ॥ बोध होता है देह धारणमात्रसे प्राणीगण एकवारही प्रकृतिके कारण अहंकारके दास होजाते है. सुतरां तब उसी अधःपातनकारी भीषण मोहसे मोहित होकर शुभ वा अशुभ कार्यका अनुष्ठान करते हैं॥ ३५॥मूलप्रकृतिसे ब्रह्मा विष्णु तथा हर और प्रकृतिसंभव तामस अहंकारसे स्थावर जंगममय विश्व संसार उत्पन्न हुआ है ॥ ३६ ॥ कमलयोनि पितामह जब अहंकारसे वियुक्त होते हैं. तभी विमुक्त रहते हैं. यह न होनेसे संसार कार्य करते हैं ॥ ३७ ॥ अहंकारका त्याग करनेसेही जीव विमुक्त होता है. तब गृह, धन, स्त्री, पुत्र और सहोदर किसीका बन्धन नहीं रहता किन्तु अहंकारमें बँधनेसे ही जीव उनके वशमें हो जाता है ॥ ३८ ॥ हे राजन् ! अहंकार प्राणीमात्रकाही बंधनकारक है. सुतरां

अहंबुद्धिसेही "मैंने अपनी सामर्थ्यसे यह कार्य किया है, करता हूं ॥ ३९ ॥ वा करूंगा" इत्यादि ज्ञानसे जीव स्वयंही बँधता है, मिट्टीके पिंडबिना घट उत्पन्न नहीं होता, इसीप्रकार कारणके बिना कभी कार्यकी उत्पत्ति नहीं होसकती सुतरां विष्णुअहंकारमे बंधकरही विश्वसंसारका पालन करते हैं ॥ ४० ॥ ४१ ॥ मनुष्यमात्रही अहंकारमे बँधकर सर्वदा चिन्वासागरमे डूबे रहते हैं, किन्तु जब अहंकारसे मुक्त होते है तो फिर चिन्तामे मग्न क्यो रहैंगे ॥ ४२ ॥ अहंकारसे मोह उत्पन्न होता है मोहसे संसार इत्यादि होता है, नहीं तो वह मंगलमय हारि अनेक योनियोमे अवतीर्णक्यों हों ? ॥ ४३ ॥ अहंकारहीन पुरुषको मोह नहीं होता, इसकारण संसारमें भी प्रवृत्ति नहीं रहती हे महाराज ! अहंकार गुणप्रभेदसे तीन है, सात्विक, राजस और तामस ॥ ४४ ॥ वह तीनों अहंकारही

करिष्यामिकरोम्येवंस्वयंबध्नातिप्राणभृत्॥कारणेनविनाकार्यंनसंभवतिकर्हिचित् ॥४०॥ यथानदृश्यतेजातोमृत्पिंडेनविनाघटः॥ विष्णुःपालयिताविश्वस्याऽहंकारसमन्वितः ॥४१॥ अन्यथासर्वदाचिंतांबुधौमग्नःकथंभवेत् ॥ अहंकारविमुक्तस्तुयदाभवतिमानवः॥४२॥ अवतारप्रवाहेषुकथंमज्जेच्छुभाशयः॥ मोहमूलमहंकारःसंसारस्तत्समुद्भवः॥४३॥ अहंकारविहीनानांनमोहोनचसंसृतिः ॥ त्रिविधःपुरुषःप्रोक्तःसात्त्विकोराजसस्तथा॥४४॥तामसस्तुमहाराजब्रह्मविष्णुशिवादिषु ॥ त्रिविधस्त्रिषुराजेंद्रकाऽजेशादिषुसर्वदा ॥४५॥ अहंकारःसदाप्रोक्तोमुनिभिस्तत्त्वदर्शिभिः॥अहंकारेणतेनैवबद्धाएतेनसंशयः॥४६॥ मायाविमोहितामंदाःप्रवदंतिमनीषिणः ॥ करोतिस्वेच्छयाविष्णुरवतारानेकशः ॥४७॥ मंदोऽपिदुःखगहनेगर्भवासेऽतिसंकटे ॥ नकरोतिमतिंविद्वान्कथंकुर्यात्सचक्रभृत् ॥४८॥ कौसल्यादेवकीगर्भेविष्टामलसमाकुले॥स्वेच्छयाप्रवदंत्यद्धागतोहिमधुसूदनः ॥४९॥ वैकुंठसदनंत्यक्त्वागर्भवासेसुखंनुकिम् ॥ चिंताकोटीसमुत्थानेदुःखदेविषसंमिते ॥ ५० ॥

सृष्ट्यादि कार्यानुसार क्रमसे ब्रह्मा, विष्णु और महादेवमे विराजमान है हे राजेन्द्र ! यह जो केवल मै ही कहता हूं, ऐसा नहीं है प्रजापति, हरि और हर इन प्रत्येकमे ॥ ४५ ॥ जो विविध अहंकार सदा वर्त्तमान रहते हैं, वह तत्त्वज्ञानी महर्षिमात्रही सदा कहते है. अतएव उस अहंकारसेही जो यह बद्ध है, इसमें संशय नहीं है ॥ ४६ ॥ मन्दबुद्धि पण्डितजन भी मायासे मोहित होकर कहते है कि, विष्णु अपनी इच्छासे नाना अवताररूपमें उत्पन्न होते हैं ॥ ४७ ॥ किन्तु जब कि मूर्ख लोगभी अत्यन्त क्लेशकारी गर्हित अतिशय संकटस्थल गर्भवासकी अभिलाषा नहीं करते तब चक्रधारी विष्ण किसकारण गर्भवासकीअभिलाषा करेंगे॥ ४८॥ मधुसूदन कौशल्या और देवकीके मलादिसे दूषित गर्भमें अपनी इच्छासे आयेथे, वैष्णवलोग यही बात कहते हैं ॥ ४९ ॥ किन्तु क्लेश कर विषके समान उस

गर्भमें शत शत चिन्ता उदय होती हैं, अतएव हरि वैकुण्ठवास त्यागकर जो गर्भमें वास करें तो उसमें सुख क्या है ? ॥५०॥ विशेष करके देखा जाता है कि, पुरुष दुःसहगर्भवासके क्लेशसे छूटनेको ही तपस्या यज्ञ और अनेक प्रकारके दान करते हैं ॥ ५१ ॥ भगवान् विष्णु क्या स्वाधीन हैं ? यदि वे अपने अधीन होते तो कभी गर्भमें वास करनेकी कामना नहीं करते ॥ ५२ ॥ अतएव हे महाराज ! यह एक प्रकार स्थिर जानिये कि देवता, मनुष्य, तिर्यक् अधिक क्या. ब्रह्मासे स्तम्बपर्यन्त समस्त जगन्मण्डल उन्हीं योगमायाके अधीन हैं ॥ ५३ ॥ ब्रह्मा, विष्णु और हर इत्यादि सभी उनकी मायारूप तन्तुसे बँधे हैं, अतएव मायासे बँधकर ही ऊर्णनाभके समान वह क्रीड़ाकी वासनासे अनेक योनियोंमें भ्रमण और बंधन लाभ करते हैं ॥ ५४ ॥ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कंधे भाषाटीकायां प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ ॥ ॥ राजाने कहा हे प्रभो ! आपने महामाया योगेश्वरीका प्रभाव विस्तारपूर्वक वर्णन किया, अब

तपस्तप्त्वाक्रतून्कृत्वादत्त्वादानान्यनेकशः ॥ नवांछंतियतोलोकागर्भवासंसुदुःखदम् ॥ ५१॥ सकथंभगवान्विष्णुःस्ववशश्चेज्जनार्दनः ॥ गर्भवासरुचिर्भूयाद्भवेत्स्ववशतायदि ॥५२ ॥ जानीहित्वंमहाराजयोगमायावशेजगत् ॥ ब्रह्मादिस्तंबपर्यंतंदेवमानुषतिर्यगम् ॥ ५३ ॥ मायातंत्रीनिबद्धायेब्रह्मविष्णुहरादयः॥भ्रमंतिबंधमायांतिलीलयाचोर्णनाभवत् ॥ ५४ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेपंचमस्कंधेप्रथमोऽध्यायः ॥१॥ ॥ राजोवाच ॥ योगेश्वर्याःप्रभावोऽयंकथितश्चातिविस्तरात् ॥ ब्रूहितच्चरितंस्वामिञ्छ्रोतुंकौतूहलंमम ॥ १ ॥ महादेवीप्रभावंवैश्रोतुंकोनाऽभिवांछति ॥ योजानातिजगत्सर्वंतदुत्पन्नंचराचरम् ॥२॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिविस्तरेणमहामते ॥ श्रद्दधानायशांतायनब्रूयात्सतुमंदधीः ॥ ३ ॥ पुरायुद्धमभूद्धोरंदेवदानसेनयोः ॥ पृथिव्यांपृथिवीपालमहिपाख्येमहीपतौ ॥ ४ ॥ महिपोनामराजेंद्रचकारतपउत्तमम् ॥ गत्वाहेमगिरौचोग्रंदेवविस्मयकारकम् ॥ ५ ॥

उनके चरित्रकी कथा सुननेको मेरे हृदयमें अत्यन्त कौतूहल उत्पन्न हुआ है, आप उसे वर्णन कीजिये ॥ १ ॥ उन महेश्वरीसेही यह चराचर संपूर्ण जगत् उत्पन्न है, यह जानकर कौन उस महादेवीके प्रभावकी कथा सुननेकी वासना नहीं करता है ? ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! तुम अत्यन्त बुद्धिमान् हो मैं तुम्हारे निकट यह विषय विस्तारसहित वर्णन करूंगा, श्रद्धायुक्त और शान्तके निकट जो उसका वर्णन नहीं करते, उनका अन्तःकरण अत्यन्त हीन है, इसमें संदेह नहीं ॥ ३॥ हे भूपते ! पूर्वमें पृथ्वीमें महिषासुरके महीपति होनेपर देवता और दानवोंकी सेनामें घोर संग्राम उपस्थित हुआ था ॥ ४ ॥ हे राजेन्द्र ! अपनी मनोरथ सिद्धिकेनिमित्त वह महिष सुमेरु पर्वतपर जाय देवताओंको विस्मय कर उत्कृष्ट और कठोरतर तपस्या करने लगा ॥ ५ ॥

हे महाराज ! हृदयमें इष्टदेवताका ध्यान करते करते उसको दशहजार वर्ष पूर्ण हुए, तब सर्वलोकपितामह ब्रह्माजी उसपर संतुष्ट हुए ॥ ६ ॥ चतुराननने हंसपर चढ उस स्थानमें आकर महिषासुरसे कहा हे धर्मात्मन् ! तुम अपने अभिलषित वरकी प्रार्थना करो,मैं वही दूंगा ॥७॥ महिषने कहा हे प्रभो! कमलयोने ! मै अमर होनेकी वासना करता हूं,अतएव हे देवदेव पितामह ! जिससे मुझको मृत्युका भय न रहे आप वही कीजिये॥ ८॥ब्रह्माजीने कहा हे महिष ! उत्पत्ति होनेपर मरण और मरण होनेपर उत्पत्ति,यही जीवगणोंका सनातन धर्म है अतएव जन्म लेनेसे मृत्यु और मृत्यु होनेपर जन्म अवश्यही होगा. इसमें संदेह नहीं॥९॥हे दानवपते! अधिक क्या? कालसे महागिरि,महासागर और संपूर्ण प्राणीगण सर्वथा विलीन होंगे॥ १०॥हे महीपाल तुम साधु हो,अतएव अमर होनेके अतिरिक्त तुम्हारे मनमें जो

वर्षाणामयुतंपूर्णंचिंतयन्हृदिदेवताम् ॥ तस्यतुष्टोमहाराजब्रह्मालोकपितामहः ॥ ६ ॥ तत्राऽऽगत्याऽब्रवीद्वाक्यंहंसारूढश्चतुर्मुखः ॥ वरंवरय धर्मात्मन्ददामितववांछितम् ॥ ७ ॥ महिषउवाच ॥ अमरत्वंदेवदेववांछामिद्रुहिणप्रभो ॥ यथामृत्युभयंनस्यात्तथाकुरुपितामह ॥ ८ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ उत्पन्नस्यध्रुवंमृत्युर्ध्रुवंजन्ममृतस्यच ॥ सर्वथामरणोत्पत्तीसर्वेषांप्राणिनांकिल ॥ ९ ॥ नाशःकालेनसर्वेषांप्राणिनांदैत्यपुंगव ॥ महामहीधराणांचसमुद्राणांचसर्वथा ॥ १० ॥ एकंस्थानंपरित्यज्यमरणस्यमहीपते ॥ प्रब्रूहितंवरंसाधोयस्तेमनसिवर्तते॥ ११॥महिषउवाच॥ नदेवान्मानुषाद्दैत्यान्मरणंमेपितामह ॥ पुरुषान्नचमेमृत्युर्योषामांकाहनिष्यति ॥ १२ ॥ तस्मान्मेमरणंनूनंकामिन्याःकुरुपद्मज ॥ अबलाहं तमांहंतुंकथंशक्ताभविष्यति ॥ १३ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ यदाकदाऽपिदैत्येंद्रनार्यास्तेमरणंध्रुवम् ॥ ननरेभ्योमहाभागमृतिस्तेमहिषाऽसुर ॥ १४ ॥ व्यासउवाच ॥ एवंदत्त्वावरंतस्मैययौब्रह्मानिजाऽऽलयम् ॥ सोऽपिदैत्यवरःप्रापनिजंस्थानंमुदान्वितः ॥ १५ ॥ राजोवाच ॥ महिषःकस्यपुत्रोऽसौकथंजातोमहाबली ॥ कथंचमाहिषंरूपंप्राप्तंतेनमहात्मना ॥ १६ ॥

अभिलाषा हो सो कहो मै वही प्रदान करूंगा ॥ ११ ॥ महिषने कहा हे पितामह ! देव दानव और मनुष्य जाति पुरुषसे मेरी मृत्यु नहीं होवे स्त्रियोंको मैं गिनता नहीं अबलाओंमें कोई मुझको नहीं मारसक्ती ॥ १२ ॥ अतएव हे पद्मयोने ! कामिनीसेही मेरी मृत्यु स्थिर कीजिये,कामिनियोंका बल बहुत थोडा है अतएव वह मुझको किसप्रकार मारनेमें समर्थ होंगी ? ॥ १३ ॥ पितामहने कहा हे दानवेन्द्र ! किसी समय नारीसेही अवश्य तुम्हारी मृत्यु होगी, किसी पुरुषजातिसे तुमको मृत्युका भय नहीं है। हे महिष ! तुमने सौभाग्यशाली होनेसेही यह वर प्राप्त किया ॥ १४ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! ब्रह्माजी उसको इसप्रकार वर देकर अपने स्थानमें चले आये और वह दानवेन्द्रभी हर्षसहित अपने स्थानको चलागया ॥१५॥ राजाने कहा हे भगवन्! महाबल महिषा

सुर किसका पुत्र था?किसप्रकार जन्मग्रहण किया ? और किसप्रकार उसने महात्मा होकर भी महिष देह प्राप्त किया ? ॥ १६ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! रंभ और करम्भनामक दनुके दो पुत्र हुए.यह श्रेष्ठ दानवयुगल भूमण्डलमें विख्यात है॥ १७॥हे महाराज ! उनके पुत्र नहीं हुआ. सुतरां अभिलषित पुत्रकी कामनासे वह पंचनदके पवित्रजलमें जाय अनेक वर्षपर्यन्त तपस्या करनेलगे॥ १८॥इनमें करम्भ जलमें निमग्न होकर महत्तपस्याके अनुष्ठानमें निरत हुआ और रम्भ यक्षिणीका स्थान रसालवटवृक्षअवलम्बनपूर्वक अग्निकी आराधना करने लगा॥ १९॥रंभ पंचाग्निसाधनामें निरत हुआहै.शचीपति यह वृत्तान्त जान दुःखित चित्त हो दोनों दानवोंके समीप गये॥ २०॥वासवने पंचनदमें जाय कुंभीर(ग्राह)रूप धारणपूर्वक करम्भदानवके दोनों पैर पकड उसका विनाश किया ॥ २१॥ वृत्रनिपूदन वासवने

व्यासउवाच ॥ दनोःपुत्रौमहाराजविख्यातौक्षितिमंडले ॥ रंभश्चैवकरंभश्चद्वावास्तांदानवोत्तमौ ॥१७॥ तावपुत्रौमहाराजपुत्रार्थंतेपतुस्तपः॥ बहून्वर्षगणान्कामंपुण्येपंचनदेजले ॥ १८ ॥ करंभस्तुजलेमग्नश्चकारपरमंतपः ॥ वृक्षंरसालवटंप्राप्यसरंभोऽग्निमसेवत ॥ १९ ॥ पंचाग्निसाधनासक्तःसरंभस्तुयदाऽभवत् ॥ ज्ञात्वाशचीपतिर्दुःखमुद्ययौदानवौप्रति ॥ २० ॥ गत्वापंचनदेतत्रग्राहरूपंचकारह ॥ वासवस्तुकरंभंतंतदाजग्राहपादयोः ॥२१॥ निजघानचतंदुष्टंकरंभंवृत्रसूदनः ॥ भ्रातरंनिहतंश्रुत्वारंभःकोपपरंगतः ॥ २२ ॥ स्वशीर्षंपावकेहोतुमैच्छच्छित्त्वाकरेणह॥केशपाशेगृहीत्वाऽऽशुवामेनक्रोधसंयुतः ॥२३॥ दक्षिणेनकरेणोग्रंगृहीत्वाखड्गमुत्तमम् ॥ छिनत्तिशीर्षंतत्तावद्वह्निनाप्रतिबोधितः ॥२४॥ उक्तश्चदैत्यमूर्खोऽसिस्वशीर्षंछेत्तुमिच्छसि ॥ आत्महत्याऽतिदुःसाध्याकथंत्वंकर्तुमुद्यतः ॥ २५ ॥ वरंवरयभद्रंतेयस्तेमनसिवर्तते ॥ माम्रियस्वमृतेनाऽद्यकिंतेकार्यंभविष्यति ॥२६॥ व्यासउवाच॥तच्छ्रुत्वावचनंरंभःपावकस्यसुभाषितम्॥ ततोऽब्रवीद्वचोरंभस्त्यक्त्वाकेशकलापकम् ॥२७॥

उसीप्रकार दुष्ट करंभको मारा रम्भ भ्राताकी मरणवार्त्ता सुनकर अत्यन्त कुपित हुआ ॥ २२ ॥ तव रंभने क्रोधसे तत्काल वामहस्तमें केश ग्रहणपूर्वक अपना मस्तक छेदन करके अग्निमें होम करनेकी अभिलापा की ॥२३॥फिर दक्षिण हाथमें तीक्ष्ण खड्ग लेकर जैसेही मस्तक काटनेमें उद्यत हुआ. उसी समयमें अग्निने उसको ज्ञान दानपूर्वक निषेध करके कहा॥ २४॥रे मूर्ख दानव ! तू अपना मस्तक छेदन करनेकी अभिलापा करता है ? आत्महत्या अतिदुष्कर्म है, किसी प्रकार उससे छूटनेका उपाय नहीं है,अतएव ऐसे कार्यमें क्यों उद्यत हुआ है?॥ २५॥ तू इस समय प्राणत्याग मत करै, मरनेसे तेरा क्या कार्य सिद्ध होगा ? अतएव तू अपने मनका अभिलषित वर मांग,मंगल होगा॥ २६॥व्यासजी वोले हे महाराज! पावकके यह मधुर वचन सुनकर रंभने केशसमूह त्याग,करके कहा ॥ २७ ॥

हे देवेश ! यदि आप संतुष्ट हुए हैं तो मुझको अभिलषित वरप्रदान कीजिये, जिससे त्रैलोक्यविजयी शत्रुबलविनाशक मेरे एक पुत्र हो ॥२८॥ वह पुत्र सबप्रकार देव, दानव और मनुष्यसे अजय महावीर्यवान् कामरूपी और सबसे सन्मानित हो ॥ २९ ॥ पावकने कहा हे महाभाग ! तुमको वांछित पुत्र प्राप्त होगा अतएव मरनेकी इच्छा छोड दो ॥ ३० ॥ हे महाभाग रंभ ! तुम जिस स्त्रीकी इच्छा करोगे, उससेही तुम्हारे अधिक बलवान् पुत्र होगा, इसमें सन्देह नहीं ॥ ३१ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! उस दानवश्रेष्ठ रंभने अग्निका मनोरंजन वचनसुन उनको प्रणामकर ॥ ३२॥ यक्षगणोंसे परिवृत शोभायमान रमणीय स्थानमें प्रस्थान किया, तब एक सुदृश्य मत्तमहिषी 'दानवश्रेष्ठके दृष्टिगोचर हुई' फिर उसने अन्य रमणी परित्यागपूर्वक उससेही रमण करनेकी अभिलाषा की । महिषीने भी सहर्ष हो समागमकी वासनासे तत्काल उसकी कामना करी ॥ ३३ ॥ ३४॥ रंभके भी भवितव्यताके वश हो उससे संगम करनेपर महिषी उसके वीर्यसे गर्भवती हुई

यदितुष्टोऽसिदेवेशदेहिमेवांछितंवरम् ॥ त्रैलोक्यविजयीपुत्रःस्यान्नःपरबलाऽर्दनः ॥ २८ ॥ अजेयःसर्वथासस्याद्देवदानवमानवैः ॥ कामरूपी महावीर्यःसर्वलोकाभिवंदितः ॥ २९ ॥ पावकस्तंतथेत्याहभविष्यतितवेप्सितम् ॥ पुत्रस्तवमहाभागमरणाद्विरमाऽधुना ॥ ३०॥ यस्यांचित्तं तुरंभत्वंप्रमदायांकरिष्यसि ॥ तस्यांपुत्रोमहाभागभविष्यतिबलाऽधिकः ॥ ३१ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तोवह्निनारंभोवचनंचित्तरंजनम् ॥ श्रुत्वाप्रणम्यप्रययौवह्निंतंदानवोत्तमः ॥३२॥ यक्षैःपरिवृतंस्थानंरमणीयंश्रियान्वितम् ॥ दृष्ट्वाचक्रेतदाभावंमहिष्यांदानवोत्तमः ॥३३॥ मत्तां यांरूपपूर्णांयांविहायान्यांचयोषितम् ॥ सासमागाच्चतरसाकामयंतीमुदान्विता ॥ ३४ ॥ रंभोऽपिगमनंचक्रेभवितव्यप्रणोदितः ॥ सातुगर्भ वतीजातामहिषीतस्यवीर्यतः ॥ ३५ ॥ तांगृहीत्वाऽथपातालंप्रविवेशमनोहरम् ॥ महिषेभ्यश्चतांरक्षन्प्रियामनुमतांकिल ॥ ३६ ॥ कदाचिन्म हिषश्चान्यःकामार्तस्तामुपाद्रवत् ॥ स्वयमागत्यतंहंतुंदानवःसमुपाद्रवत् ॥ ३७ ॥ स्वरक्षार्थंसमागम्यमहिषंसमताडयत् ॥ सोऽपितंनिजघा नाऽऽशुशृंगाभ्यांकाममोहितः॥३८ ॥ ताडितस्तेनतीक्ष्णाभ्यांशृंगाभ्यांहृदयेभृशम् ॥ भूमौपपाततरसाममारचविमूर्छितः ॥ ३९ ॥ मृतेभर्तरि सादीनाभयार्ताविद्रुताभृशम् ॥ सावेगात्तंवटंप्राप्ययक्षाणांशरणंगता ॥ ४० ॥

॥ ३५ ॥ दानवने भी मनोगत प्रियतमाकी रक्षा करनेके लिये उसको लेकर मनोहर पातालपुरमे प्रवेश किया॥ ३६॥ अनन्तर किसीसमय अन्य एक महिषने कामसे पीडित होकर उक्त महिषीको अक्रमण किया तब दानव स्वयं उपस्थित होकर उसका विनाश करनेमें उद्यत हुआ ॥ ३७ ॥ दानवने अपनी पत्नीकी रक्षा करनेके निमित्त वेगसहित आनकर उस महिषको आघात किया फिर उस काममोहित महिषनेभी तत्काल सिंगोसे रंभपर आघात किया ॥ ३८॥ महिषने दोनो तीक्ष्ण सींगोसे उसके हृदयमे ऐसा दारुण प्रहार किया कि, रम्भ उसके आघातसे सहसा पृथ्वीतलमें गिरकर मूर्च्छित और अन्तमें मृत्युको प्राप्त हुआ ॥ ३९ ॥ स्वामीकी मृत्यु होनेपर महिषी कातर हो भयसे तत्काल भाग गई वह शीघ्रतासहित जाय वटवृक्षके समीप यक्षगणोंके शरणागत हुई ॥ ४० ॥

किन्तु वह कामातुर महिष बलवीर्यके मदसे उद्धत हो महिषीकी कामना करता हुआ उसके पीछे पीछे दौडा ॥ ४१ ॥ यक्षोंने देखा कि महिषी भयके कारण कातर होकर दीनभावसे अत्यन्त रोदन करतीहै और कामवृत्तिको चरितार्थ करनेको इच्छासे महिष उसके पीछे दौड रहा है, यह देख यक्षगण महिषीकी रक्षा करनेकेलिये आये ॥ ४२ ॥ महिषके संग यक्षोंका घोरतर संग्राम उपस्थित हुआ, फिर महिष उनके बाणोंसे आहत होकर सहसा पृथ्वीमें गिरगया ॥ ४३ ॥ रम्भ यक्षोंका परम प्रिय पात्र था. इसकारण उन्होंने उसका देह शुद्ध करनेकी इच्छासे उसका मृतक देह लेकर अग्निमे जलाया पतिको चितामें रखताहुआ देखकर महिषीने उसके सहित पावकमें प्रवेश करनेकी इच्छाकी ॥ ४४ ॥ ४५ ॥ यक्षोंके निवारण करनेपर भी वह साध्वी प्रियतमा पतिको लेकर शिखासमाकुल हुताशनमें प्रविष्टहुई ॥ ४६ ॥

पृष्ठतस्तुगतस्तत्रमहिषःकामपीडितः ॥ कामयानस्तुतांकामीबलवीर्यमदोद्धतः ॥ ४१ ॥ रुदतीसाभृशंदीनादृष्टायक्षैर्भयातुरा ॥ धावमानं चतंवीक्ष्ययक्षास्त्रातुंसमाययुः ॥ ४२ ॥ युद्धंसमभवद्घोरंयक्षाणांचहयाऽरिणा ॥ शरेणताडितस्तूर्णंपपातधरणीतले ॥ ४३ ॥ मृतंरंभंसमानीय यक्षास्तेपरमंप्रियम् ॥ चितायांरोपयामासुस्तस्यदेहस्यशुद्धये ॥ ४४ ॥ महिषीसापतिंदृष्ट्वाचितायांरोपितंतदा ॥ प्रवेष्टुंसामतिंचक्रेपतिनास हपावकम् ॥४५ ॥ वार्यमाणाऽपियक्षैःसाप्रविवेशहुताशनम् ॥ ज्वालामालाकुलंसाध्वीपतिमादायवल्लभम् ॥ ४६ ॥ महिषस्तुचितामध्यात्स मुत्तस्थौमहाबलः ॥ रंभोप्यन्यद्वपुःकृत्वानिःसृतःपुत्रवत्सलः ॥ ४७ ॥ रक्तबीजोऽप्यसौजातोमहिषोऽपिमहाबलः ॥ अभिषिक्तस्तुराज्येऽसौ हयाऽरिरसुरोत्तमैः ॥ ४८ ॥ एवंसमाहिषोजातोरक्तबीजश्चवीर्यवान् ॥ अवध्यस्तुसुरैर्दैत्यैर्मानवैश्चनृपोत्तम ॥ ४९ ॥ इत्येतत्कथितंराजञ्जन्म तस्यमहात्मनः ॥ वरप्रदानंचतथाप्रोक्तंसर्वंसविस्तरम्॥५०॥ इति श्रीदेवीभागवतेम० पंचमस्कंधेमहिषाऽसुरोत्पत्तिर्नामद्वितीयोऽध्यायः ॥२॥ व्यासउवाच ॥ एवंसमहिषोनामदानवोवरदर्पितः ॥ प्राप्यराज्यंजगत्सर्वंवशेचक्रेमहाबलः ॥ १ ॥

महिषीके मरनेपर तब महाबलवान् महिष मातृगर्भपरित्याग करके चिताके मध्यसे उत्थित हुआ, फिर रम्भ भी पुत्रके प्रति वात्सल्यके कारण रूपान्तर धारण करके बहिर्गत हुआ ॥ ४७॥ रम्भ रूपान्तरको प्राप्त होकर रक्तबीज नामसे विख्यात हुआ तिसके पुत्र महाबलवान् दानवने इसप्रकार जन्म ले महिष ग्रहण किया तब प्रधान प्रधान दानवोंने महिषको राज्यमे अभिषिक्त किया॥ ४८॥हे नृपवर ! महावीर्यवान् रक्तबीज और महिषदानव इसप्रकार जन्मग्रहण करके देवता दानव और मनुष्यगणोंसे अवध्य हुएथे ॥ ४९ ॥ हे राजन् ! यह मैने तुमसे उस महात्मा महिषदानवका जन्म और उसके वरलाभका वृत्तान्त संपूर्ण विस्तारसहित वर्णनकिया ॥५०॥इतिश्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कन्धेभाषाटीकायांद्वितीयोऽध्यायः॥ २॥व्यासजीबोले उसबलदर्पित महाबलवान् महिषासुरने राज्यलाभ करके सम्पूर्ण

जगत्को अपने वशमें कर लिया॥ १॥महिषासुर जब बाहुबलसे सागरसहित भूमण्डलको जीतकर शासन करने लगा, तिसकाल उस राज्यमें छत्रधारी दूसरे किसी राजा वा वैरियोंका गर्व तथा किसी भयका कारण नहीं था ॥ २ ॥ तिस समय अतीव वीर्यवान् मदोद्धत चिक्षुर उसके सेनापतिकार्यमे नियुक्त था और ताम्र बहुसंख्यक सेनाके सहित धनकी रक्षामें नियोजित हुआ॥ ३॥असिलोमा, बिडाल, उदर्क, बाष्कल, त्रिनेत्र और कालबंधक इत्यादि बलदर्पित॥ ४॥सेनानायक दानव लोग तिसकाल अपनी२सेनासहित सागरसहित समृद्धिशाली पृथ्वीमंडलको आवृत करके वास करने लगे. हे राजन् ! जिन सब पराक्रान्त राजाओंने क्षत्रियधर्मके अनुसार पलायन न करके युद्ध किया, महिषने उनको निहत किया और उनमे बचेहुए पुरातन महीपालोंको करद किया अर्थात् उनसे कर लेनेलगा॥५॥पृथ्वीम

पृथिवींपालयामाससागरांतांभुजार्जिताम् ॥ एकच्छत्रांनिरातंकांवैरिवर्गविवर्जिताम् ॥ २ ॥ सेनानीश्चिक्षुरस्तस्यमहावीर्योमदोत्कटः ॥ धनाध्यक्षस्तथाताम्रःसेनाऽयुतसमावृतः ॥ ३ ॥ असिलोमातथोदर्कोबिडालाख्यश्चबाष्कलः ॥ त्रिनेत्रोऽथतथाकालबंधकोबलदर्पितः ॥४ ॥ एतेसैन्ययुताःसर्वेदानवामेदिनींतदा ॥ आवृत्यसंस्थिताःकाममृद्धांसागरमेखलाम् ॥५॥ करदाश्चकृताःसर्वेभूमिपालाःपुरातनाः ॥ निहतायेबलोदग्राःक्षात्रधर्मव्यवस्थिताः॥६॥ब्राह्मणावशगाजातायज्ञभागसमर्पकाः ॥महिषस्यमहाराजनिखिलेक्षितिमंडले ॥७॥ एकातपत्रंतद्राज्यंकृत्वासमहिषासुरः ॥ स्वर्गजेतुंमनश्चक्रेवरदानेनगर्वितः ॥ ८ ॥ प्रणिधिंप्रेषयामासहयारिस्तुशचीपतिम् ॥ ससंदेशहरंशीघ्रमाहूयोवाचदैत्यराट् ॥ ९ ॥ गच्छवीरमहाबाहोदूतत्वंकुरुमेऽनघ ॥ ब्रूहिशक्रंदिवंगत्वानिःशंकःसुरसन्निधौ ॥ १० ॥ मुञ्चस्वर्गंसहस्राक्षयथेष्टंगच्छमाचिरम् ॥ सेवांवाकुरुदेवेशमहिषस्यमहात्मनः ॥ ११ ॥ सत्वांसंरक्षयेन्नूनंराजाशरणमागतम् ॥ तस्मात्त्वंशरणंयाहिमहिषस्यशचीपते ॥ १२॥ नोचेद्वज्रंगृहाणाऽऽशुयुद्धायबलसूदन ॥ पूर्वैर्जितोऽसिचाऽस्माकंजानामितवपौरुषम् ॥ १३ ॥

ण्डलके ब्राह्मणलोग महिषके वशीभूत होकर उसको यज्ञभाग देने लगे ॥ ६ ॥ ७ ॥ इसप्रकार भूमण्डलमे महिषका राज्य हुआ एक छत्र राज्य करके भी महिषने वरलाभसे गर्वित होकर स्वर्गका राज्य जीतनेकी इच्छाकी ॥८॥ तब दानवराज महिषने शचीपतिके निकट दूत भेजनेका निश्चय कर शीघ्रवार्त्तावाहकको बुलाकर कहा ॥९॥ कि तुम सत्यनिष्ठ वीर हो, अतएव तुम मेरा दूतकार्य करो, तुम निःशंक चित्तसे सुरालयमें जाय देवताओंके समीप इन्द्रसे कहो कि ॥ १०॥ हे सहस्रलोचन ! तुम स्वर्ग छोडकर जहां तुम्हारी इच्छा हो वहां चले जाओ, अब विलम्ब मत करो. अथवा महात्मा महिषकी सेवा करो ॥ ११ ॥ वह राजा है इसकारण तुम्हारे शरणागत होनेपर अवश्यही तुम्हारी रक्षा करेगे. अतएव हे शचीनाथ ! तुम महिषका आश्रय ग्रहण करो ॥ १२ हे बलसूदन ! यदि ऐसा करनेकी तुम्हारी

इच्छा न हो तो शीघ्र युद्धके लिये वज्र ग्रहण करो. तुम मेरे पूर्वपुरुषोंसे पराजित हुए थे अतएव मैं तुम्हारे पुरुषत्वको जानता हूं ॥ १३ ॥ हे सुरपते ! तुम अहल्याके जार हो सुतरां तुम्हारा बल स्त्री आकर्षणमें ही उपयुक्त है यह मै भलीभांति जानता हूं इससे यदि इच्छा हो तो युद्ध करो नहीं तो राज्यत्याग करके जहां तुम्हारी इच्छा हो वहां चले जाओ॥१४॥व्यासजी बोले हे नृपवर ! दानवके दूतने सुरपतिके निकट उपस्थित होकर महिषासुरके कहे सब वचन कहे तब शक्रने उसके वचनसे कुपित हो कुछेक हँसकर कहा॥१५॥रे निर्बोध ! तू मदके गर्वसे दर्पित हुआ है इसीसे मुझको नहीं जानता, अतएव तेरे प्रभु महिषासुरको इस रोगकी औषधी शीघ्रही प्रदान करूंगा ॥१६॥ अब इसको समूल निर्मूल करूंगा नीतिके जाननेवाले पुरुष दूतको नहीं मारते, मैं इसीकारण तुझको छोडता हूं अतएव हे दूत ! मै तुझसे जोकहताहूं,दुरात्मा महिषासुरके पास जाकर वह सब कह दे । हे महिषीपुत्र । यदि तुझे युद्धकी वासना हुई है तो शीघ्र आ ॥१७॥१८॥ हे महिष!

अहल्याजारविज्ञातंबलंतेसुरसंघप ॥ युध्यस्ववज्रवाकामंयत्रतेरमतेमनः ॥ १४ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यशक्रःक्रोधसमन्वितः॥ उवाचतंनृपश्रेष्ठस्मितपूर्वंवचस्तदा ॥ १५ ॥ नजानेऽहंसुमंदात्मन्यतस्त्वंमददर्पितः ॥ चिकित्सांसंकरिष्यामिरोगस्याऽस्यप्रभोस्तव ॥१६॥ अतःपरंकरिष्यामिमूलस्याऽस्यनिमूलनम् ॥ गच्छदूततथाब्रूहितस्याऽग्रेममभाषितम् ॥ १७ ॥ शिष्टैर्दूतानहंतव्यास्तस्मात्त्वांविसृजाम्यहम्॥ युद्धेच्छाचेत्समागच्छत्वरितोमहिषीसुत ॥ १८ ॥ हयारेत्वद्बलंज्ञातंतृणादस्त्वंजडाकृतिः ॥ शृंगयोस्तेकारिष्यामिसुदृढंचशरासनम् ॥१९॥ दर्पःशृंगबलात्तेऽस्तिविदितंकारणंमया ॥ विषाणेपरिच्छिद्यत्वातेसंहारिष्यामितद्बलम् ॥ २० ॥ यद्बलेनाऽतिपूर्णस्त्वंजातोऽसिबलदर्पितः ॥ कुशलस्त्वंतदाघातेनयुद्धेमहिषाऽधम ॥ २१ ॥ व्यासउवाच॥इत्युक्तोऽसौसुरेन्द्रेणसदूतस्त्वरितोगतः ॥ जगाममहिषंमत्तंप्रणम्यप्रत्युवाचह ॥ ॥ २२ ॥ दूतउवाच ॥ राजन्देवाऽधिपःकामंनत्वांविगणयत्यसौ ॥ मन्यतेस्वबलंपूर्णंदेवसैन्यसमावृतः ॥ २३ ॥ यदुक्तंतेनमूर्खेणकथमन्यद्ब्रवीम्यहम् ॥ प्रियंसत्यंचवक्तव्यंभृत्येनपुरतःप्रभोः ॥ २४ ॥

तू तृणभक्षक और जडाकृति है.अतएव तेरा बल विक्रम हमसे छिपा नहीं है,सुतरां संग्राममे आते ही तेरे सींग लेकर दृढ शरासन बनाऊंगा॥१९॥तू जिन सींगोके बलसेही-दर्प करता है, यह मै भलीभांति जानता हूं. रेमहिषाधम ! तू सींगोंसे ही आघात करनेमें चतुर है युद्धका विषय कुछ भी नहीं जानता. अतएव तू जिन सींगोके बलसे पूर्ण होकर बलका दर्प करता है, मै वही दोनों सींग काटकर तेरा संपूर्ण बलवीर्य नष्ट करूंगा ॥२०॥२१॥ व्यासजी बोले दूत सुरपतिके इसप्रकार वचन सुनकर शीघ्र उस स्थानसे चला फिर प्रमत्त महिषासुर दानवके सन्मुख जाय प्रणाम करके कहने लगा॥२२॥ हे राजन्!देवाधिपति इन्द्रने देवसेनासे परिवेष्टित हो अपनेकोही पूर्ण बलसे युक्त समझा है। आपकी उपयुक्त प्रतिद्वन्द्वीमें गणना नहीं की ॥२३॥प्रभुके सन्मुख भृत्यको प्रिय वा सत्य बातही कहनी चाहिये उस मूर्ख सुरपतिने

जो कहा है वह मैं आपसे किसप्रकार कहूं ? ॥ २४ ॥ विशेष कर हे महाराज ! हिताभिलाषी भृत्य प्रभुके समीप प्रिय और सत्य वचन कहै यह मंगलविधायिनी नीति जागरित रहती है ॥ २५ ॥ यदि केवल तृप्तिकर बातही कहूं तो आपका कार्य नहीं होगा और शुभाभिलाषी भृत्यको कभी परुष वचन कहना भी उचित नहीं है ॥ २६ ॥ हे नाथ ! शक्रके मुखसे जिसप्रकार विषकी समान परुष वचन निकले है वैसे कठोर वचन भृत्यके मुखसे किसप्रकार निकलेंगे ॥ २७ ॥ हे महीपते ! सुरपतिने जैसे वचन कहे हैं मेरी जिह्वा कभी वैसे वचन कहनेमे समर्थ नहीं होगी ॥ २८ ॥ व्यासजी बोले वार्त्तावहके उक्त प्रकारके हेतुयुक्त वचन सुन तृणभोजी महिष दानव अत्यन्त कुपित हो ॥ २९ ॥ पूंछको पीठमें स्थापन कर मूत्रत्याग करने लगा, फिर क्रोधसे दोनों नेत्र लाल कर दानवोंको बुलाय

प्रियंसत्यंचवक्तव्यंप्रभोरग्रेशुभेच्छुना॥इतिनीतिर्महाराजजागर्तिशुभकारिणी॥२५॥केवलंचेत्प्रियंब्रूयान्नतेकार्यंभविष्यति॥ परुषंचनवक्तव्यंकदाचिच्छुभमिच्छता ॥२६॥ यथारिपुमुखाद्वाचःप्रसरंतिविषोपमाः ॥ तथाभृत्यमुखान्नाथनिःसरंतिकथंगिरः ॥ २७ ॥ यादृशानीहवाक्यानि तेनोक्तानिमहीपते ॥ तादृशानिनमेजिह्वावक्तुमर्हतिकर्हिचित् ॥२८॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यहेतुगर्भंतृणाशनः ॥ भृशंकोपपरीतात्माबभूवमहिषासुरः ॥२९॥ समाहूयाऽब्रवीद्दैत्यान्क्रोधसंरक्तलोचनः ॥ लांगूलंपृष्ठदेशेचकृत्वामूत्रंपरित्यजन् ॥ ३०॥ भोभोदैत्याःसुरेंद्रोऽसौयुद्धकामोऽस्तिसर्वथा ॥ बलोद्योगंकुरुध्वंवैजेतव्योऽसौसुराधमः ॥ ३१ ॥ मदग्रेकोभवेच्छूरःकोटिशश्चेत्तथाविधाः ॥ नबिभेम्येकतःकामंहनिष्याम्यद्यसर्वथा ॥३२॥ शूरःशान्तेष्वसौनूनंतपस्विषुबलाधिकः ॥ बलकर्ताहिकुहकोलंपटःपरदारहृत् ॥३३ ॥ अप्सरोबलसंमत्तस्तपोविघ्नकरःखलः ॥ छिद्रप्रहरणःपापोनित्यंविश्वासघातकः ॥ ३४ ॥

उसने कहा ॥ ३० ॥ हे दानवलोगो ! सुरेन्द्रने युद्धके लिये सब प्रकार निश्चय किया है, अतएव तुम सेना इकट्ठी करो उस सुराधमको जीतना होगा ॥ ३१ ॥ मेरी अपेक्षा कौन वीर है ? यदि सुरेन्द्रकी समान करोड करोड वीर आवे तो उनमें मैं किसीका भी भय नहीं करता. हे दानवो!उस सुरपतिको आज सब प्रकारसे निहत करूंगा ॥ ३२॥ वह इन्द्र केवल शान्त और निरीह पुरुषोंके निकट ही शूर और तपसे कृश हुए तपस्वीगणोंके निकटही बलवान् है,किन्तु मेरे समानके समीप उसमे किसी विक्रमसे प्रकाश करनेकी सामर्थ्य नहीं है वह लंपट है सुतरां अन्यायबलका प्रयोग कर छलसे पराई स्त्रीका हरण करता है ॥६३॥ वह अत्यन्त खल पापपरायण और छिद्रान्वेषी है,नहीं तो अप्सराओंके सौन्दर्यबलसे मत्त होकर तपस्यामें विघ्न उत्पादन क्यो करते ? उसने अत्यन्त विश्वास घातक होनेसे ॥ ३४॥

प्रथम तो भीत हो अनेकप्रकारसे शपथ करके महात्मा नमुचिके साथ संधि की. फिर अवसर पाय उस दुरात्माने संधि तोडकर कपटता पूर्वक उनको मारा॥ ३५॥ किन्तु वीर्यवान् विष्णु कपटव्यवहारके आचार्य शपथके आकर स्वरूप और अपना गर्व करनेमेंही चतुर और पण्डित हैं वह माया द्वारा इच्छानुसार अनेक रूप धारण करते है ॥ ३६ ॥ इन्हीं सब कारणोंसे विष्णुने शूकराकृति होकर हिरण्याक्षको और नृसिंहमूर्ति धारण करके हिरण्यकशिपुको मारा था ॥ ३७ ॥ हे दानवलोगो ! मैं कभी उस विष्णुके वशीभूत नहीं हूंगा. क्योंकि मैं देवताओंका किसी वचन वा कार्यमें मभी विश्वास नहीं करता ॥ ३८ ॥ जब कि अत्यन्त बलवान् रुद्र युद्धके मध्य मेरे प्रतिकूल आचरण करनेमें समर्थ नहीं है, तब इन्द्र वा विष्णु मेरा क्या करेंगे ? ॥ ३९ ॥ मै अभी इन्द्र, वरुण, यम, कुवेर पावक,

नमुचिर्निहतोयेनकृत्वासंधिंदुरात्मना ॥ शपथान्विविधानादौकृत्वाभीतेनच्छद्मना ॥ ३५ ॥ विष्णुस्तुकपटाचार्यःकुहकःशपथाकरः ॥
नानारूपधरःकामंबलकृद्दंभपंडितः ॥ ३६ ॥ कृत्वाकोलाऽऽकृतिंयेनहिरण्याक्षोनिपातितः ॥ हिरण्यकशिपुर्येननृसिंहेनचघातितः ॥ ३७ ॥
नाऽहंतद्वशगोनूनंभवेयंदनुनंदनाः ॥ विश्वासंनैवगच्छामिदेवानांकुत्रकर्हिचित् ॥ ३८ ॥ किंकरिष्यतिमेविष्णुरिंद्रोवाबलवत्तरः ॥ रुद्रोवाऽ
पिनमेशक्तःप्रतिकर्तुंरणांगणे ॥ ३९ ॥ त्रिविष्टपंग्रहीष्यामिजित्वेन्द्रंवरुणंयमम् ॥ धनदंपावकंचैवचंद्रसूर्यौविजित्यच ॥ ४० ॥ यज्ञभागभुजः
सर्वेभविष्यामोऽद्यसोमपाः ॥ जित्वादेवसमूहंचविहरिष्यामिदानवैः ॥ ४१ ॥ नमेभयंसुरेभ्यश्चवरदानेनदानवाः ॥ मरणंननरेभ्यश्चनारीकिं
मेकरिष्यति ॥ ४२ ॥ पातालपर्वतेभ्यश्चसमाहूयवरान्वरान् ॥ दानवान्ममसैन्येशान्कुर्वंतुत्वरिताश्चराः ॥ ४३ ॥ एकोऽहंसर्वदेवेशान्विजेतुं
दानवाःक्षमः ॥ शोभार्थंवःसमाहूयनयामिसुरसंगमे ॥ ४४ ॥

चंद्र और सूर्यको पराजित करके स्वर्गका राज्य ग्रहण करूंगा ॥ ४० ॥ देवताओंको जीतकर हम सभी यज्ञका भाग ग्रहण और सोमपान करके दानवोंसे विहार करेंगे ॥ ४१ ॥ हे दानवगण ! वरलाभके कारण देवताओंसे हमको किंचिन्मात्रभी भय नहीं है. विशेषकर पुरुषसे तो मुझको मृत्यु—भय है ही नहीं केवल स्त्रीसे ही मुझको मरनेका भय है, किन्तु स्त्रियें मेरा क्या कर सकेगी ?॥ ४२॥ हे दूतलोगो ! अभी पाताल और पर्वतसे प्रधान २ दानवोंको बुलाकर मेरे सेनाध्यक्ष पदमें नियुक्त करो ॥ ४३॥ हे दानवो ! मैं अकेलाही संपूर्ण प्रधान प्रधान देवताओंको पराजित करसकता हूं, केवल युद्धकी शोभाके लिये ही तुमको बुलाकर देवता

ओंके संग्राममें लिये जाता हूं ॥ ४४ ॥ वरप्रभावके कारण देवताओंसे हमको कोई भय नहीं है. अतएव सींग और खुरोंके प्रहारसेही उनको मारडालेंगे ॥४५॥ सुर, असुर वा दानव सबसेही मैं अवध्य हूं अतएव देवलोकको जीतनेके लिये तुमलोग सज्जित होओ ॥४६॥ हे दानवलोको ! सुरालयको जीत पारिजातकी मालासे विभूषित हो हमलोग देवाङ्गनाओंके संग नन्दनवनमें विहार करेंगे ॥४७॥ हम उस समय कामधेनुके दुग्धपान और सुधापानसे उल्लसित होकर देवता और गंधर्वोंके नृत्य गीत और वाद्य दर्शन तथा श्रवण करेंगे ॥ ४८ ॥ उर्वशी, मेनका, रंभा, घृताची, तिलोत्तमा, प्रमद्वरा, महासेना, मिश्रकेशी, मदोत्कटा ॥ ४९ ॥ विप्रचित्ति इत्यादि नृत्यगीतविशारद स्वर्गकी वेश्याओंसे नानाविध मद्यनिषेवणद्वारा तुम सबका ही चित्त प्रसन्न

शृंगाभ्यांचखुराभ्यांचहनिष्येऽहंसुरान्किल॥नमेभयंसुरेभ्यश्चवरदानप्रभावतः॥४५॥अवध्योऽहंसुरगणैरसुरैर्मानवैस्तथा ॥तस्मात्सज्जाभवंत्व द्यदेवलोकजयायवै ॥४६॥ जित्वासुरालयंदैत्याविहरिष्यामिनंदने ॥ मंदारकुसुमापीडादेवयोषित्समन्विताः ॥४७ ॥ कामधेनुपयोत्सिक्ताः सुधापानप्रमोदिताः ॥ देवगंधर्वगीतादिनृत्यलास्यसमन्विताः ॥ ४८॥ उर्वशीमेनकारंभाघृताचीचतिलोत्तमा ॥ प्रमद्वरामहासेनामिश्रकेशी मदोत्कटा ॥ ४९ ॥ विप्रचित्तिप्रभृतयोनृत्यगीतविशारदाः॥ रंजयिष्यंतिवःसर्वान्नानाऽऽसवनिषेवणैः ॥५०॥ सर्वेसज्जाभवंत्वद्यरोचतांगमनं दिवि॥ संग्रामार्थंसुरैःसार्धंकृत्वामंगलमुत्तमम् ॥५१॥ रक्षणार्थंचसर्वेषांभार्गवंमुनिसत्तमम्॥समाहूयचसंपूज्यस्थाप्ययज्ञेगुरुंपरम् ॥५२॥ व्यासउवाच ॥ इतिसंदिश्यदैत्येन्द्रान्महिषःपापधीस्तदा ॥ जगामत्वरितोराजन्भवनंस्वंमुदान्वितः ॥ ५३ ॥ इतिश्रीदेवीभागवते० पंचमस्कंधेभगवतीमाहात्म्येदैत्यसैन्योद्योगोनामतृतीयोध्यायः ॥ ३ ॥ व्यासउवाच ॥ गतेदूतेसुरेंद्रोऽपिसमाहूयसुरानथ॥ यमवायुधनाध्यक्षवरुणानिद मूचिवान् ॥ १ ॥ महिषोनामदैत्येंद्रोरंभपुत्रोमहाबलः ॥ वरदर्पमदोन्मत्तोमायाशतविचक्षणः ॥ २ ॥

करूंगा ॥ ५० ॥ अतएव यदि तुम्हारी इच्छा हो तो तुम पवित्र मांगल्य कार्यका अनुष्ठान करके देवताओंके संग संग्राम करनेके लिये अभी सज्जित होओ ॥ ५१ ॥ और दैत्यगुरु मुनिसत्तम भृगुनंदन पवित्रात्मा शुक्राचार्यजीको बुलाय उनकी पूजा करके सब दैत्योंकी रक्षाके लिये विजयकी कामनासे उनको यज्ञ करनेमें नियोजित करो ॥ ५२ ॥ हे राजन् ! पापबुद्धि महिषने उसकाल प्रधान प्रधान दानवोंको इसप्रकार आज्ञा दे प्रसन्न चित्तसे अपने घरमें प्रवेश किया ॥ ५३ ॥ इतिश्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कंधे भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! दानवदूतके चले जानेपर देवराज इन्द्रने यम, वायु, वरुण और कुबेर इत्यादि देवताओंको बुलाकर कहा ॥ १ ॥ हे देवताओ ! रम्भपुत्र महाबलवान्, महिष

इस समय दानवोका राजा है. विशेषकर वह शतशत मायाओंमें चतुर और वरके दर्पसे दर्पित होरहा है ॥ २ ॥ हे देवताओ ! महिषने स्वर्गकी कामनासे दूत भेजा है. उसके दूतने अभी मेरे निकट आनकर इसप्रकार कहा है ॥ ३ ॥ हे शक्र ! सुरालय त्याग करके जहां तुम्हारी इच्छा हो वहां चले जाओ, अथवा दानवपति महात्मा महिषासुरकी सेवामें तत्पर होओ ॥ ४ ॥ विपक्षके भृत्यकी समान बनेपर दानवपति उसके प्रति कभी कुपित नहीं होते. जब तुम उनकी सेवामे प्रवृत्त होंगे तब वह दयाके वश हो तुम्हारी वृत्ति नियत कर देंगे ॥ ५ ॥ हे देवेश ! यह बात यदि तुम्हें स्वीकार न हो, तो युद्धके लिये स्वयं सेना इकट्ठी करो, इस स्थानसे मेरे लौटते ही दानवपति महिष अभी युद्धके लिये उपस्थित होगा ॥ ६ ॥ दुष्टपति उस दानवका दूत यह अभी कहकर गया है, अतएव हे सुरोत्तमगण ! अब क्या करना चाहिये इस विषयका विचार करो? ॥७॥ हे देववृन्द ! देखो स्वयंबलवान् होनेपर भी शत्रुको दुर्लभ

तस्यदूतोऽद्यसंप्राप्तःप्रेषितस्तेनभोःसुराः॥स्वर्गकामेनलुब्धेनमामुवाचेदृशंवचः ॥३॥त्यजदेवालयंशक्रयथेच्छंव्रजवासव ॥ सेवांवाकुरुदैत्यस्य महिषस्यमहात्मनः॥ ४ ॥ दयावान्दानवेंद्रोऽसौसतेवृत्तिंविधास्यति ॥ नतेषुभृत्यभूतेषुनकुप्यतिकदाचन ॥ ५ ॥ नोचेद्युद्धायदेवेशसेनोद्योगं कुरुस्वयम् ॥ गतेमयिसदैत्येंद्रस्त्वरितःसमुपेष्यति ॥ ६ ॥ इत्युक्त्वासगतोदूतोदानवस्यदुरात्मनः ॥ किंकर्तव्यमतःकार्यंचिंतयध्वंसुरोत्तमाः ॥ ७ ॥ दुर्बलोऽपिनचोपेक्ष्यःशत्रुर्बलवतासुराः ॥ विशेषेणसदोद्योगीबलवान्बलदर्पितः ॥ ८ ॥ उद्यमःकिलकर्तव्योयथाबुद्धियथाबलम् ॥ दैवाऽधीनोभवेन्नूनंजयोवाऽथपराजयः ॥९॥ संधियोगोनचात्राऽस्तिखलेसंधिर्निरर्थकः ॥ सर्वथासाधुभिःकार्यंविचार्यचपुनःपुनः ॥१०॥ यानमप्यधुनानैवकर्तव्यंसहसापुनः ॥ प्रेक्षकाःप्रेषणीयाश्चशीघ्रगाःसुप्रवेशकाः ॥ ११ ॥ इंगितज्ञाश्चनिःसंगानिःस्पृहाःसत्यवादिनः ॥ सेनाऽभियोगंप्रस्थानंबलसंख्यांयथार्थतः ॥ १२ ॥

जानकर उपेक्षा करनी उचित नहीं है। विशेष करके जो शत्रु बलवान् बाहुबलसे दर्पित और सर्वदाही उद्यमशील है उसकी तो कभी उपेक्षा न करे ॥ ८ ॥ अपने अपने बल और बुद्धिके अनुसार उद्योग करना एकान्त कर्तव्य है, फिर जीत हो वा हार हो सो नितान्तही दैवके अधीन है ॥ ९ ॥ खलके संग संधि करना निरर्थक है, इसकारण इसके संग संधि करना किसीप्रकार उचित नहीं है. तुमलोग साधु हो और वह दानव अत्यन्त खल है इस कारण वारंवार भलीभांति विचार कर जो अच्छा विचार हो वही करो॥ १०॥शत्रुका बलाबल न जानकर सहसा इस समय युद्धयात्रा करना भी अनुचित है अतएव जिसका शत्रुपक्षीय किसीके संग कुछ संबंध नहीं है और जो सहजसेही शत्रुके दलमे प्रवेश कर उसका बलाबल जानले ॥ ११ ॥ ऐसे इङ्गितज्ञ ( चेष्टाके जान्नेवाले) सत्यवादी निस्पृह और द्रुत

गामी दूतको भेजना चाहिये. वह सेनाका स्थान उसकी गति और संख्याको ठीक ठीक जानले ॥ १२ ॥ और उनका कौन कैसा वीर है ? उनकी संख्या कितनी है ? यह भी जानकर शीघ्रतासहित यहां लौट आवे; पहिले तो उस दानवपतिकी सैन्यका बलाबल जान ॥ १३ ॥ फिर तत्काल युद्धमे यात्रा करेंगे अथवा दुर्गका आश्रय लेंगे, बुद्धिमान् पुरुषको सर्वदा विचारकर कार्य करना चाहिये, सहसा कोई कार्य करनेसे वह क्लेशदायी होता है ॥ १४ ॥ इसकारण विज्ञपुरुष विचार कर कार्य करै तो सब विषय सुखदायक होते है, सब दानवलोग एक प्राण और एकचित्त है, अतएव उनमें भेदप्रयोग करना किसी प्रकार न्यायसंगत नहीं है ॥ १५ ॥ वे सब एकचित्त है अतएव हमारे दूत वहां जायँ, उनके बलाबलको जान जब यहां आवें, तब उनके मुखसे संपूर्ण वृत्तान्त जानकर विचार पूर्वक ॥ १६ ॥ कार्यतत्पर दानवोके प्रति विधिवत् नीतिका प्रयोग करना चाहिये. नीतिके विरुद्ध कार्य होनेसे ॥ १७॥ वह अज्ञात औषधकी समान सब प्रकार

वीराणांचपरिज्ञानंकृत्वायांतुत्वरान्विताः ॥ ज्ञात्वादैत्यपतेस्तस्यसैन्यस्यचबलाबलम् ॥१३॥ करिष्यामिततस्तूर्णंयानंवादुर्गसंग्रहम्॥ "विचार्यखलुकर्तव्यंकार्यंबुद्धिमतासदा॥" सहसाविहितंकार्यंदुःखदंसर्वथाभवेत् ॥१४ ॥ तस्माद्विमृश्यकर्तव्यंसुखदंसर्वथाबुधैः॥नाऽत्रभेदविधिर्न्याय्योदानवेषुचसर्वथा ॥ १५ ॥ एकचित्तेषुकार्येऽस्मिंस्तस्माच्चारात्रजंतुवै ॥ ज्ञात्वाबलाबलंतेषांपश्चान्नीतिर्विचार्यच ॥१६॥ विधेयाविधिवत्तज्ज्ञैस्तेषुकार्यपरेषुच ॥ अन्यथाविहितंकार्यंविपरीतफलप्रदम् ॥ १७॥ सर्वथातद्भवेन्नूनमज्ञातमौषधंयथा॥व्यासउवाच ॥ इतिसंचिंत्यतैःसर्वैःप्रणिधिंकार्यवेदिनम् ॥ १८ ॥ प्रेषयामासदेवेंद्रःपरिज्ञानायपार्थिवः॥दूतस्तुत्वरितोगत्वासमागम्यसुराधिपम्॥ १९॥ निवेदयामासतदासर्वसैन्यबलाबलम्॥ज्ञात्वातद्बलमुद्योगंतुरापाडतिविस्मितः ॥२०॥ देवानचोदयत्तूर्णंसमाहूयपुरोहितम् ॥ मंत्रंमंत्रविदांश्रेष्ठंचकारत्रिदशेश्वरः ॥२१॥ उवाचांगिरसश्रेष्ठंसमासीनंवरासने ॥ इंद्रउवाच ॥ भोभोदेवगुरोविद्वन्किंकर्तव्यंवदस्वनः ॥ २२ ॥ सर्वज्ञोऽसिसमुत्पन्नेकार्येत्वंगतिरद्यनः ॥ दानवोमहिषोनाममहावीर्योमदान्वितः ॥ २३ ॥

विपरीत फलप्रदान करताहै,इसमें संदेह नहीं, व्यासजी बोले हे राजन् ! सुरपति इन्द्रने देवताओंसे इसप्रकार परामर्श कर कार्यज्ञानके॥ १८॥ संपूर्ण वृत्तान्तको जाननेकी इच्छासे कार्यदक्ष दूतको भेजा, दूतनेभी शीघ्र दानवालयमें जाय, भलीभांति अनुसंधान कर फिर आय सुरपतिमे ॥ १९ ॥ संपूर्ण दानवसैन्यका बलाबल निवेदन किया तब इन्द्र दानवसेनाके उद्योगका विषय जानकर अत्यन्त अचंभेमें हुए ॥ २० ॥ फिर देवताओंको शीघ्र युद्धके उद्योगमे नियोजित कर त्रिदशनाथ मंत्रकुशल पुरोहितको बुलाय परामर्श करने लगे ॥ २१ ॥ आंगिरस श्रेष्ठ बृहस्पतिके उत्तम आसनमे बैठनेपर सुरपतिने पूंछा हे देवगुरो ! इस समय हमको क्या करना चाहिये ॥ २२ ॥ यह मुझसे कहिये ? आप सर्वज्ञ हैं इसकारण आपसे कोई विषय छिपा नहीं है, सम्प्रति जो महिषनामक दानव अत्यन्त पराक्रमशाली

और मदसे गर्वित हुआ है ॥ २३ ॥ वह दानवदलसे युक्त होकर मेरे संग संग्राम करनेको आता है, आप मंत्रविशारद हैं अतएव आप इस समय इसका प्रतिविधान कीजिये ॥ २४ ॥ शुक्राचार्य जिसप्रकार असुरोंके विघ्न हरण करते हैं आपभी हमारे उसी प्रकार विघ्नहर्त्ता हो रहे हैं यह मैं भलीभांति जानताहूं व्यासजी बोले हे राजन् ! बृहस्पतिने वासवका वचन सुन ॥ २५ ॥ कार्यसाधनकी वासनासे मनमें भलीभांति अभिलषित विषयकी आलोचना करके उनसे कहा बृहस्पति बोले हे सुरेन्द्र ! तुम सबके माननीयहो,अतएव धैर्यअवलम्बन करके प्रकृतिमें स्थित होओ॥ २६ ॥व्यसन उपस्थित होनेसे सहसा धैर्यका त्याग करना उचित नहीं है हे सुराध्यक्ष ! जय वा पराजय सर्वथा दैवकेही अधीनहै ॥२७॥ इससे बुद्धिमानोंको सर्वदा धैर्यका अवलम्बन करके रहना उचितहै. हे शतक्रतो ! जो होनहार है, वह

योद्धुकामःसमायातिबहुभिर्दानवैर्वृतः ॥ तत्रप्रतिक्रियाकार्यात्वयामंत्रविदाऽधुना ॥ २४ ॥ तेषांशुक्रस्तथात्वंमेविघ्नहर्तासुसंमतः ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंप्राहतुरासाहंबृहस्पतिः ॥ २५ ॥ विचिंत्यमनसाकामंकार्यसाधनतत्परः ॥ गुरुरुवाच ॥ स्वस्थोभवसुरेंद्रत्वंधैर्यमालंब्य मारिष॥२६॥व्यसनेचसमुत्पन्नेनत्याज्यंधैर्यमाशुवै ॥ जयाऽजयौसुराध्यक्षदैवाधीनौसदैवहि ॥२७ ॥ स्थातव्यंधैर्यमालंब्यतस्माद्बुद्धिमतासदा॥ भवितव्यंभवत्येवजानन्नेवशतक्रतो॥२८॥ उद्यमःसर्वथाकार्योयथापौरुषमात्मनः ॥ मुनयोऽपिहिमुक्त्यर्थमुद्यमैकरताःसदा ॥२९॥ दैवाधीनंचजानंतोयोगध्यानपरायणाः॥तस्मात्सदैवकर्तव्योव्यवहारोदितोद्यमः॥३०॥ सुखंभवतुवामावादैवेकापरिदेवना ॥ विनापुरुषकारेणकदाचित्सिद्धिमाप्नुयात् ॥३१॥ अंधवत्पंगुवत्कामंनतथामुदमावहेत्॥ कृतेपुरुषकारेऽपियदिसिद्धिर्नजायते॥३२॥नतत्रदूषणंतस्यदैवाधीनेशरीरिणि॥ कार्यसिद्धिर्नसैन्येऽस्तिनमंत्रेनचमंत्रणे ॥ ३३ ॥ नरथेनाऽऽयुधेनूनंदैवाधीनासुराधिप ॥बलवान्क्लेशमाप्नोतिनिर्बलःसुखमश्नुते ॥ ३४ ॥

अवश्यही होगी॥२८॥यह निश्चय जानकर सदा अपने पौरुषके अनुरूप उत्साहकरे, संपूर्ण कार्य दैवके अधीन है यह जानकर मुनिलोग मुक्तिलाभकी आशासे एकमात्र उद्योगमेंही निरत रहकर॥ २९ ॥योग और ध्यानमें मग्न रहते है, सब दैवाधीन जान्तेहैं अतएव व्यवहारशास्त्रका बताया उद्यम करना अवश्यहै॥ ३० ॥फिर सुख हो वा दुःखहो, दैवविषयमें पारिताप अकर्त्तव्यहै, यद्यपि पुरुष कारके विना कभी सिद्धि प्राप्त होजाय अर्थात्॥ ३१ ॥अंध और पंगुकी समान कदाचित् सिद्धिलाभ होती है, किन्तु उसमें अत्यन्त हर्षित होना उचित नहीं है, शरीरमात्रही दैवके आधीन है.अतएव पुरुषकारका अवलम्बन करनेसेभी यदि कार्यसिद्धि न हो ॥ ३२ ॥ इसमे पुरुषका कुछ दोष नहीं है कारण कि, शरीर दैवाधीन है. हे सुराधिप ! क्या सैन्य, क्या मंत्र,क्या मंत्रणा॥ ३३ ॥क्या रथ,क्या आयुध,किसीसे कार्यसिद्धि नहीं होती

केवल दैवके द्वाराही निःसंदेह कार्यसिद्धि होती है.संसार दैवके अधीन है,अतएव बलवान् पुरुष दैवके बलसे ही क्लेश पाता है, दुर्बल पुरुषभी सुखलाभ करता है ॥ ॥३४॥बुद्धिमान् पुरुषभी क्षुधित होकर शयन करता है,निर्बुद्धिपुरुष भोगवान् होता है,कातर पुरुषभी जयलाभ करता है,शूरकी भी पराजय होती है ॥ ३५ ॥ इसमें परितापका क्या विषय है ? हे सुरनाथ ! उद्यममे सुख हो वा दुःखहो भवितव्यता अवश्यही उसमे नियोजित करेगी॥ ३६ ॥अर्थात् वह उद्योग सुखदायक वा दुःखदायक होगा प्रथमही इसप्रकार विचार न करे. संपूर्ण लोग दुःखके समय दुःखकी अधिकताही देखते हैं, सुखके समय सुखकी अधिकता देखते हैं ॥ ३७ ॥ किन्तु हर्ष और शोकमें अभिभूत होकर शत्रुके मुखमे आत्मसमर्पण करना उचित नहीं है, हर्षशोकमें पंडितोंको धैर्य धारण करना चाहिये॥ ३८ ॥अधैर्य होनेसे जिसप्रकार क्लेश होता है. धैर्यअवलम्बन करनेसे वैसा क्लेश नहीं होता; सुख वा दुःखके समय उसका सहन कठिन है ॥ ३९॥ अतएव बुद्धिकी निश्चयताके कारण जिससे हर्ष और

बुद्धिमान्क्षुधितःशेतेनिर्बुद्धिर्भोगवान्भवेत्॥कातरोजयमाप्नोतिशूरोयातिपराजयम्॥३५॥दैवाऽधीनेतुसंसारेकामंकापरिदेवना ॥ उद्यमेयोजये न्नूनंभवितव्यंसुराधिप ॥ ३६॥ दुःखदेसुखदेवाऽपितत्रतोनविचितयेत्॥दुःखेदुःखाऽधिकान्पश्येत्सुखेपश्येत्सुखाऽधिकान् ॥ ३७ ॥ आत्मा नंहर्षशोकाभ्यांशत्रुभ्यामिवनार्पयेत् ॥ धैर्यमेवावगंतव्यंहर्षशोकोद्भवेबुधैः ॥ ३८ ॥ अधैर्याद्यादृशंदुःखंनतुधैर्येऽस्तितादृशम् ॥ दुर्लभंसहन त्वंवैसमयेसुखदुःखयोः॥३९॥ हर्षशोकोद्भवोयत्रनभवेद्बुद्धिनिश्चयात् ॥ किंदुःखंकस्यवादुःखंनिर्गुणोऽहंसदाऽव्ययः ॥४०॥ चतुर्विंशाऽतिरि क्तोऽस्मिकिंमेदुःखंसुखंचकिम् ॥ प्राणस्यक्षुत्पिपासेद्वेमनसःशोकमूर्च्छने ॥४१॥ जरामृत्यूशरीरस्यषडूर्मिरहितःशिवः ॥ शोकमोहौशरीरस्य गुणौकिंमेऽत्रचिंतने॥४२॥शरीरंनाहमथवातत्संबंधीनचाऽप्यहम् ॥ सप्तैकषोडशादिभ्योविभिन्नोऽहंसदासुखी ॥४३॥ प्रकृतिर्विकृतिर्नाऽहंकिंमे दुःखंसदापुनः ॥ इतिमत्वासुरेशत्वंमनसाभवनिर्ममः ॥४४॥उपायःप्रथमोऽयंतेदुःखनाशेशतक्रतो॥ममतापरमंदुःखंनिर्ममत्वंपरंसुखम् ॥४५॥

शोकका उदय न हो,वही करना कर्तव्य है.मैं निरंतर अव्यय और निर्गुण हूं.अतएव दुःख किसको है?और वह दुःख क्या है ? तब इसप्रकार करना चाहिये ॥ ४० ॥ मै चौवीस तत्वोंसे अतिरिक्त हूं अतएव मुझको सुख वा दुःख क्या है ? प्राणका धर्म क्षुधा और पिपासा ( भूख प्यास ) मनका धर्म शोक और मूर्च्छा ॥ ४१ ॥ शरीरका धर्म जरा और मृत्यु इन छे व्याधियोंसे मुक्त होकर मैं शिव हूं. शोक और मोह यह शरीरके गुण हैं सुतरां इनकी चिन्तासे मेरा क्या प्रयोजन है ॥ ४२॥ मैं शरीरका धर्म वा उसके संबंधसे जीवभी नहीं हूं. मैं महदादि सप्त विकृति प्रकृति और सोलह विकृतिसे पृथक् हूं अतएव मैं सदाही सुखी हूं ॥ ४३ ॥ मैं प्रकृति वा विकृति नहीं अतएव मुझको सदा दुःख क्यों होगा ? हे सुरेश ! तुम अपने मनमें इस प्रकार विचार करके निर्मोह हो ॥ ४४॥ हे शतक्रतो ! मोहही परम

दुःखका कारण और निर्ममताही परम सुखका मूल है, इसलिये निर्ममताही तुम्हारे दुःखनाशका प्रधान उपाय है ॥४५॥ हे शचीपते ! संतोपसे अधिक सुखका
विषय दूसरा कोई नहीं है अथवा ममतानाश विषयमें यदि तुमको ज्ञान न हो ॥ ४६ ॥ तो भवितव्य ( होनहार ) विषयमें विवेक करना चाहिये हे सुराधिप !
भोग न होनेसे कभी प्रारब्ध कार्यका नाश दिखाई नहीं देता ॥४७॥ हे सुरसत्तम ! तुम्हारा बुद्धिबल सहाय हो अथवा सब देवता सहाय हों, तुम्हारा जो होने
वाला है वह अवश्यही होगा, अतएव सुख वा दुःखमें फिर तुमको क्या चिन्ता है ? ॥ ४८ ॥ हे राजन् ! पुराणपुण्यक्षयके लिये सुख और पापक्षयके लिये
दुःख होता है. अतएव सुखके क्षय होनेपर पण्डितगणोंको भलीभांतिसे हर्ष प्रकाश करना उचित है॥४९॥हे महाराज ! इस समय मंत्रणा करके यथाविधि यत्न
करो किन्तु करनेपर भी जो भवितव्य है वह होगा ॥ ५० ॥ ५१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कन्धे भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥ व्यासजी
बोले हे राजन् ! सहस्रलोचन इन्द्रने यह वचन सुनकर बृहस्पतिसे फिर कहा कि महिषासुरके मारनेको युद्धका उद्योग करो॥१॥ उद्यमके विना राज्यलाभ सुख
वा यश कुछ नहीं होता, जो कातर हैं, वही निरुद्यमी प्रशंसा करते हैं और जो पराक्रान्त हैं, वे उसकी प्रशंसा नहीं करते ॥२॥ यतीलोगोंका ज्ञान और ब्राह्म
णोका संतोषही परम भूषण है किन्तु जो ऐश्वर्यकी अभिलाषा करते हैं, उनका उद्यम और शत्रुसंहारक पराक्रम ही उत्तम भूषण है ॥३॥ हे मुनिसत्तम ! मैंने उद्य
मसे जिसप्रकार वृत्र नमुचि और बलासुरको मारा है इसीप्रकार उद्यमसे महिषासुरको मारूंगा ॥ ४ ॥ आप देवताओंके गुरु हैं, अतएव आप और उत्तम आयुध
वज्र ये दोनोंही मेरा उत्तम बल है और फिर इसपरभी अव्यय हरि और उमापति हर अवश्यही मेरीसहायता करेंगे ॥ ५ ॥

संतोपादपरंनाऽस्तिसुखस्थानंशचीपते ॥ अथवायदिनज्ञानंममत्वनाशनेकिल ॥ ४६ ॥ ततोविवेकःकर्तव्योभवितव्येसुराधिप ॥ प्रारब्ध
कर्मणांनाशोनाऽभोगाल्लक्ष्यतेकिल ॥४७॥ यद्भावितद्भवत्येवकाचिंतासुखदुःखयोः ॥ सुरैःसर्वैःसहायैर्वाबुद्ध्यावातवसत्तम ॥ ४८ ॥ सुखं
क्षयायपुण्यस्यदुःखंपापस्यमारिष॥तस्मात्सुखक्षयेहर्षःकर्तव्यःसर्वथाबुधैः॥४९॥ अथवामंत्रयित्वाऽद्यकुरुयत्नंयथाविधि॥कृतेयत्नेमहाराजभ
वितव्यंभविष्यति॥५०॥ इति श्रीदे०भा०म०पंचमस्कंधे चतुर्थोऽध्यायः॥४॥व्यासउवाच॥इतिश्रुत्वासहस्राक्षःपुनराहबृहस्पतिम्॥युद्धोद्योगं
करिष्यामिहयारेर्नाशनायवै ॥ १ ॥ नोद्यमेनविनाराज्यंनसुखंनचवैयशः ॥ निरुद्यमंनशंसंतिकातरानचसोद्यमाः ॥ २ ॥ यतीनांभूषणंज्ञानं
संतोषोहिद्विजन्मनाम् ॥ उद्यमःशत्रुहननंभूषणंभूतिमिच्छताम् ॥ ३ ॥ उद्यमेनहतस्त्वाष्ट्रोनमुचिर्वलएवच॥ तथैनंनिहनिष्यामिमहिषंमुनिस
त्तम ॥ ४ ॥ बलंदेवगुरुस्त्वंमेवज्रमायुधमुत्तमम् ॥ सहायस्तुहरिर्नूनंतथोमापतिरव्ययः ॥ ५ ॥

हे गुरो ! जिससे मेरी मानरक्षा हो वही कीजिये,इस समय मेरी मंगलकामनासे विघ्ननाशक मंत्रपाठ कीजिये मैं महिष दानवके उद्देशसे स्वीयसेनासन्निवेशपूर्वक युद्धका उद्योग करता हूं ॥ ६ ॥ श्रीव्यासजी बोले बृहस्पतिने देवराज इन्द्रका वचन सुननेके पीछे कुछेक हँसकर युद्धमें अनुरक्त सुरेन्द्रसे कहा ॥ ७ ॥ बृहस्पति बोले हे इन्द्र ! युद्ध करनेसे जीत वा हारका निश्चय नहीं है मैं इस सन्दिग्ध विषयमें तुमको प्रेरणभी नहीं करता और निवारणभी नहीं करता ॥ ८ ॥ हे शचीपते ! भवितव्य विषयमें तुम्हारा कुछ दोष नहीं है इसमें यदि सुख विहित हो तो सुख होगा और यदि इसमें दुःख विहित हो तो दुःख होगा हे वासव ! तुमको युद्धमें सुख वा दुःख होगा ॥ ९ ॥ इस भविष्यत विषयको मैं नहीं जानता क्योंकि पूर्वमें जब मेरी भार्या हृत हुई तब मैंने जो क्लेश अनुभव किया है

रक्षोघ्नान्पठमेसाधोकरोम्यद्यसमुद्यमम् ॥ स्वसैन्याऽभिनिवेशंचमहिषंप्रतिमानद ॥६॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तोदेवराजेनवाचस्पतिरुवाचह ॥ सुरेंद्रंयुद्धसंरक्तंस्मितपूर्ववचस्तदा ॥ ७ ॥ बृहस्पतिरुवाच ॥ प्रेरयामिनचाहंत्वांनचनिवारयाम्यहम् ॥ संदिग्धेत्रजयेकामंयुध्यतश्चपराजये॥ ॥ ८॥ नतेत्रदूषणंकिंचिद्भवितव्येशचीपते ॥ सुखंवायदिवादुःखंविहितंचभविष्यति ॥ ९ ॥ नमयातत्परिज्ञातंभाविदुःखंसुखंतथा ॥ यद्भार्याहरणेप्राप्तंपुरावासववेत्सिहि ॥ १० ॥ शशिनामेहृताभार्यामित्रेणाऽमित्रकर्शन ॥ स्वाऽऽश्रमस्थेनसंप्राप्तंदुःखंसर्वसुखाऽपहम् ॥ ११ ॥ बुद्धिमान्सर्वलोकेषुविदितोऽहंसुराऽधिप ॥ क्कमेगतातदाबुद्धिर्यदाभार्याहृताबलात् ॥ १२॥ तस्मादुपायःकर्तव्योबुद्धिमद्भिःसदानरैः ॥ कार्यसिद्धिःसदानूनंदैवाऽधीनासुराऽधिप ॥ १३ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंसत्यंगुरोःसार्थंशचीपतिः ॥ ब्रह्माणंशरणंगत्वानत्वावचनमब्रवीत् ॥ १४ ॥ पितामहसुराऽध्यक्षदैत्योमहिषसंज्ञकः ॥ ग्रहीतुकामःस्वर्गमेबलोद्योगंकरोत्यलम् ॥ १५ ॥

तुम उसको जानते हो अतएव मुझको भविष्यत ज्ञान नहीं है यदि वह होता, तो फिर दुःख क्यों पाता ? ॥ १० ॥ हे शत्रुनाशन ! चन्द्रमाने मेरी भार्याका हरण किया, इस कारण मेरे संपूर्ण सुखका विनाश हुआ मै अपने आश्रममें अवस्थित होकर अत्यन्तही दुःख पाने लगा ॥ ११ ॥ हे सुरनाथ ! मैं सब लोकोंमें बुद्धिमान् कहकर विख्यात हूं, किन्तु जब चन्द्रमाने बलपूर्वक भार्याका हरण किया था, तब मेरी बुद्धि कहां गई थी ? ॥ १२ ॥ हे सुराधिप ! मुझको बोध होता है कार्यसिद्धि सब प्रकारसे दैवके अधीन है, तथापि बुद्धिमान लोगोंको सर्वदा उपाय अवलम्बन करना चाहिये ॥ १३ ॥ श्रीव्यासजी बोले हे राजन् ! शचीपति गुरुके इसप्रकार सत्य वचन सुन, उनके संग ब्रह्मलोकमें जाय पितामहकी शरणागत हो प्रणामपूर्वक कहने लगे ॥ १४ ॥ हे पितामह ! महिष दानव मेरा स्वर्ग

राज्य छीननेकी अभिलाषासे अधिकतर सेना इकट्ठी करता है ॥ १५ ॥ अन्यान्य दानवगण सभी संग्रामके अभिलाषी होकर उसकी सैन्यमें उपस्थित हुए है वह सभी युद्धविशारद और अत्यन्त वीर्यशाली है ॥ १६ ॥ इससे मैं अत्यन्त डरकर आपके निकट आया हूं. हे महाप्राज्ञ ! आप सर्वज्ञ है इसलिये आप मेरी सहायता कीजिये ॥ १७ ॥ ब्रह्माजी बोले हम सब अभी कैलासमें जायँ वहांसे शंकरको संग लेकर विष्णुके निकट चले ॥ १८ ॥ वहां सब देवताओंके एकत्र होने पर मंत्रणा करनेके पीछे देश और कालका विचार करके युद्ध करना उचित है वा नहीं यह स्थिर किया जायगा ॥ १९ ॥ क्योंकि जो पुरुष अपना बलाबल न जान और विचार न कर किसी कार्यके करनेमें शीघ्रता करता है वह अपनी अवनतिकाही लाभ करता है ॥ २० ॥ श्रीव्यासजी बोले हे राजन् ! सहस्रलो

अन्येचदानवाःसर्वेतत्सैन्यंसमुपस्थिताः ॥ योद्धुकामामहावीर्याःसर्वेयुद्धविशारदाः ॥ १६ ॥ तेनाऽहभीतभीतोऽस्मित्वत्सकाशमिहाऽऽगतः ॥ सर्वज्ञोऽसिमहाप्राज्ञसाहाय्यंकर्तुमर्हसि ॥ १७ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ गच्छामःसर्वएवाऽद्यकैलासंत्वरितावयम् ॥ शंकरंपुरतःकृत्वाविष्णुंचबलिनांवरम् ॥ १८ ॥ ततोयुद्धंप्रकर्तव्यंसर्वैःसुरगणैःसह ॥ मिलित्वामंत्रमाधायदेशंकालंविचिंत्यच ॥ १९ ॥ बलाबलमविज्ञायविवेकमपहायच ॥ साहसंतुप्रकुर्वाणोनरःपतनमृच्छति ॥ २० ॥ व्यासउवाच ॥ तन्निशम्यसहस्राक्षःकैलासंनिर्जगामह ॥ ब्रह्माणंपुरतःकृत्वालोकपालसमन्वितः ॥ २१ ॥ तुष्टावशंकरंगत्वावेदमंत्रैर्महेश्वरम् ॥ प्रसन्नंपरतःकृत्वाययौविष्णुपुरंप्रति ॥ २२ ॥ स्तुत्वातंदेवदेवेशंकार्यंप्रोवाचचात्मनः ॥ महिषात्तद्भयंचोग्रंवरदानमदोद्धतात् ॥ २३ ॥ तदाकर्ण्यभयंतस्यविष्णुर्देवानुवाचह ॥ करिष्यामोवयंयुद्धंहनिष्यामस्तुदुर्जयम् ॥२४ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितेनिश्चयंकृत्वाब्रह्मविष्णुहरीश्वराः ॥ स्वानिस्वानिसमारुह्यवाहनानिययुःसुराः ॥ २५ ॥

चन इन्द्र यह बात सुन ब्रह्माको आगे कर लोकपालोंके सहित कैलासकी ओर चले ॥ २१ ॥ अनन्तर शंकरके समीप उपस्थित हो वेदमंत्रसे उनका स्तव करने लगे. महेश्वरके प्रसन्न होनेपर उनको आगे करके विष्णुपुर वैकुंठमें गये ॥ २२ ॥ सुरपति देवदेवेशने विष्णुका स्तव करके कहा कि महिषदानव वर पानेसे अत्यन्त उद्धत हुआ है, इसकारण अब उससे हमको अतिशय भय उपस्थित है. आप उसके वधका उपाय कीजिये ॥ २३ ॥ तब विष्णुने उनके भयका विवरण जानकर देवताओंसे कहा कि हम संग्राम करके उस दुर्जय असुरको मारेंगे ॥ २४ ॥ श्रीव्यासजी बोले हे राजन् ! ब्रह्मा, विष्णु, शिव और

इन्द्र इत्यादि देवता स्थिर निश्चयकर अपने अपने वाहनपर चढ चले गये ॥ २५ ॥ जिसकाल ब्रह्मा हंसपर, विष्णु गरुडपर, शंकर बैलपर, देवराज ऐरावतपर ॥ २६ ॥ स्कन्द मोरपर और यम भैंसेपर चढ़कर समस्त देवताओंकी सेनाके सहित निकले ॥ २७ ॥ उसी समय अस्त्र शस्त्र युक्त महिषसे पालित दानवोंका सेनादल सन्मुख हुआ. तब देवता और दानवोंकी सेनाका घोर तुमुल संग्राम होने लगा ॥ २८ ॥ बाण, खड्ग, पास ( सॉंग ) मुशल, परशु, गदा पट्टिश ( अस्त्रविशेष ), शूल चक्र, शक्ति, तोमर ॥ २९ ॥ मुद्गर, भिन्दिपाल, लांगल ( कंड ) और अन्यान्य अनेक दारुण अस्त्रोंसे वह परस्पर प्रहार करने लगे ॥ ॥ ३० ॥ तब महिषके सेनापति महाबलवान् चिक्षुरने अत्यन्त तीक्ष्ण पांच बाणोंसे वासवको ताडित किया ॥ ३१ ॥ लघुहस्त इन्द्रने भी शीघ्र बाणोंसे उन सब

ब्रह्माहंससमारूढोविष्णुर्गरुडवाहनः ॥ शंकरोवृषभारूढोवृत्रहागजसंस्थितः ॥२६॥ मयूरवाहनःस्कंदोयमोमहिषवाहनः ॥ कृत्वासैन्यसमा
...गंयावत्तेनिर्ययुःसुराः ॥ २७ ॥ तावद्दैत्यबलंप्राप्तंहृत्तंमहिषपालितम् ॥ तत्राभूत्तुमुलंयुद्धंदेवदानवसैन्ययोः ॥ २८॥ बाणैःखड्गैस्तथाप्रासैर्मु
...परश्वधैः ॥ गदाभिःपट्टिशैःशूलैश्चक्रैश्चशक्तितोमरैः॥२९॥ मुद्गरैर्भिदिपालैश्चहलैश्चैवाऽतिदारुणैः॥अन्यैश्चविविधैरस्त्रैर्निजघ्नुस्तेपरस्पर
...॥ सेनानीश्चिक्षुरस्तस्यगजारूढोमहाबलः ॥ मघवंतंपंचभिस्तैःसायकैःसमताडयत् ॥ ३१ ॥ तुराषाडपितांश्छित्त्वाबाणैर्बाणांस्त्वरा
...सेनार्धचंद्रेणताडयामासतंकृती ॥३२॥ बाणाऽऽहतस्तुसेनानीःप्रापमूर्च्छांगजोपरि ॥ करणंवज्रघातेनसजघानकरेततः ॥ ३३॥
...गोभग्नःसैन्यंजगामह ॥ दृष्ट्वातंदैत्यराट्क्रुद्धोबिडालाऽऽख्यमथाब्रवीत् ॥ ३४ ॥ गच्छवीरमहाबाहोजहीन्द्रंमदगर्वितम् ॥
...न्हत्वाऽऽगच्छममांतिकम् ॥ ३५ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यबिडालाऽऽख्योमहाबलः ॥ आरुह्यवारणंमत्तंज
... ॥ ३६ ॥

... उसके हृदयमें प्रहार किया ॥ ३२ ॥ सेनापतिके शराहत होकर गजपृष्ठमें मूर्च्छित होनेपर वासवने उस हाथीकी सूंडमें ... हाथी उनके वज्रसे सब प्रकारसे आहत और भग्न होकर अपनी सेनासे भागा । दानवपतिने यह देख, कुपित हो बिडालना... अत्यन्त बलशाली हो; अतएव तुम जाकर प्रथम मदगर्वित इन्द्रको मारो, फिर वरुण इत्यादि अन्यान्य देवताओंको ... व्यासजी बोले हे राजन्! बिडालनामक महाबली असुर दानवपतिका यह वचन सुन मतवाले हाथीपर चढ

त्रिदशाधिपति इन्द्रके निकट आया ॥ ३६ ॥ वासवने उसको आता देखकर क्रोधसहित आय विषकी समान प्रभावशाली भयंकर बाणसे उसपर आघात किया ॥ ३७ ॥ परन्तु उसनेभी चापनिस्सृत बाणोंके द्वारा शीघ्रतासहित उनके सब बाण काट पचासों शिलीमुख चलाकर वासवपर सहसा प्रहार किया ॥ ३८ ॥ इन्द्रनेभी उन सब बाणोंको काटकर क्रोधसहित फिर सर्पके समान तीक्ष्ण बाणोंसे उसपर आघात किया ॥ ३९ ॥ और धनुषसे छूटेहुए अपने बाणोंसे उसके बाणोंको खंड खंड करके तत्काल उसके हाथीकी सूंडमें गदा मारी ॥ ४० ॥ हाथी अपनी सूंडमें आघात लगनेके कारण आर्तस्वरसे वारंवार चीत्कार शब्द करने लगा. तब वह भयातुर हो फिर आते आते दानवोंकी सेनाकाही विनाश करनेलगा ॥ ४१ ॥ सेनापति बिडालाख्य रणस्थलसे हाथीको भागता देख मनोहर

वासवस्तंसमायांतंदृष्ट्वाक्रोधसमन्वितः॥ जघानविशिखैस्तीक्ष्णैराशीविषसमप्रभैः॥३७॥सतुछित्त्वाशरांस्तूर्णस्वशरैश्चापनिःसृतैः॥ पंचाशद्भिर्जघानाऽऽशुवासवंचशिलीमुखैः॥३८॥ तथेंद्रोऽपिचतान्बाणांश्छित्त्वाकोपसमन्वितः॥ जघानविशिखैस्तीक्ष्णैराशीविषसमप्रभैः॥३९॥ सतुच्छित्त्वाशरांस्तूर्णस्वशरैश्चापनिःसृतैः॥गदयाताडयामासगजंतस्यकरोपरि॥४०॥स्वकरेनिहतोनागश्चकारार्तस्वरंमुहुः॥परिवृत्यजघानाऽऽशु दैत्यसैन्यंभयाऽऽतुरम्॥४१॥दानवस्तुगजंवीक्ष्यपरावृत्यगतंरणात्॥समाविश्यरथेरम्येजगामाऽऽशुसुरान्रणे॥४२॥ तुरापाडपितंवीक्ष्यरथस्थं पुनरागतम् ॥ अहनद्विशिखैस्तीक्ष्णैराशीविषसमप्रभैः ॥४३॥ सोऽपिक्रुद्धश्चकारोग्रांबाणवृष्टिंमहाबलः ॥ बभूवतुमुलयुद्धंतयोस्तत्रजयैषिणोः ॥४४ ॥ इंद्रस्तुबलिनंदृष्ट्वाकोपेनाऽऽकुलितेंद्रियः ॥ जयंतमग्रतःकृत्वायुयुधेतेनसंयुतः ॥ ४५ ॥ जयंतस्तुशितैर्बाणैस्तंजघानस्तनांतरे ॥ पंचभिःप्रबलाऽऽकृष्टैरसुरंमदगर्वितम् ॥४६॥ सबाणाऽभिहतस्तावन्निपपातरथोपरि ॥ अतिवाह्यरथंसूतोनिर्जगामरणाजिरात् ॥४७ ॥ तस्मिन्विनिर्गतेदैत्येबिडालाऽऽख्येऽथमूर्छिते ॥ जयशब्दोमहानासीद्दुंदुभीनांचनिःस्वनः ॥ ४८ ॥ सुराःप्रमुदिताःसर्वेतुष्टुवुस्तंशचीपतिम् ॥ जगुर्गंधर्वपतयोननृतुश्चाऽऽप्सरोगणाः ॥ ४९ ॥

रथमें बैठ तत्काल युद्धस्थलमें देवताओंके सन्मुख हुआ ॥ ४२॥ सुरपतिने रथमें चढे दानवको फिर आता देख आशीविष (सर्प) के समान तीक्ष्ण बाणोसे उसीपर प्रहार किया ॥ ४३ ॥ वह महाबलवान् दानव भी कुपित होकर भयंकर बाणोंकी वर्षा करने लगा; तब जयाभिलाषी वासव और दानवका तुमुल संग्राम होनेलगा ॥४४॥ दानवको बलवान् देखकर क्रोधके मारे इन्द्रकी सब इन्द्रिय आकुल होगई, तब अपने पुत्र जयन्तको संगले दोनो संग्राममें प्रवृत्त हुए॥ ४५॥जयन्तने पांच शाणित बाण बलसे खैंच मदगर्वित दानवके छातीमें मारे ॥ ४६ ॥ दानव बाणोंके द्वारा आहत होकर रथके नीडमें गिरगया, तब सारथी रथ लेकर रणांगणसे चलागया ॥४७॥ उस बिडालनामक दानवके मूर्च्छित होकर चलेजानेपर देवताओंकी दुन्दुभिका निस्वन और महान् जयशब्द होनेलगा ॥ ४८॥ देवता हर्षमें भर शचीपतिका

स्तव करने लगे, गंधर्वपतिगण गान और अप्सरागण नृत्य करने लगे ॥ ४९ ॥ हे राजन् ! महिषने उस समय देवताओंका उच्चारित जयशब्द सुन कुपित हो शक्रगर्वहारी ताम्रनामक दानवको संग्राममें भेजा ॥ ५० ॥ ताम्र रणस्थलमें उपस्थित और अनेकानेक प्रतिपक्ष योधाओंके सन्मुख हो मेघके सागरपर जलवर्षणकी समान बाण बरसाने लगा ॥ ५१ ॥ तब वरुण पाश उद्यत करके चले यमभी भैंसेपर चढ दण्ड हाथमें ले धावमान हुए ॥ ५२ ॥ बाण, खड्ग, मूशल, शक्ति और परशुद्वारा देवता और दानवोंका परस्पर घोर युद्ध होने लगा ॥ ५३ ॥ यमने हाथसे दण्ड उद्यत करके ताम्रको प्रहार किया, महाबाहु ताम्र यमदण्डसे ताडित होकर भी तिसकाल रणस्थलसे विचलित न हुआ ॥ ५४ ॥ बरन् उसने वेगसहित धनुष खेंचकर तीक्ष्णबाणोंसे रणांगणमें इन्द्र इत्यादि देवताओंको

शरवृष्टिंचकार
चुकोपमहिषःश्रुत्वाजयशब्दंसुरैःकृतम् ॥ प्रेषयामासतत्रैवताम्रंपरमदापहम् ॥ ५० ॥ ताम्रस्तुबहुभिःसार्धंसमागम्यरणाजिरे ॥ शरवृष्टिंचकार
राशुतडित्वानिवसागरे ॥ ५१ ॥ वरुणःपाशमुद्यम्यजगामत्वरितस्तदा ॥ यमश्चमहिषारूढोदंडमादायनिर्ययौ ॥ ५२ ॥ तत्रयुद्धमभूद्घोरंदेव
दानवयोर्मिथः ॥ बाणैःखड्गैश्चमुसलैःशक्तिभिश्चपरश्वधैः ॥ ५३ ॥ दंडेननिहतस्ताम्रोयमहस्तोद्यतेनच ॥ नचचालमहाबाहुःसंग्रामांगण
तस्तदा ॥ ५४ ॥ चापमाकृष्यवेगेनमुक्त्वातीव्राञ्छिलीमुखान् ॥ इंद्रादीनहनत्तूर्णंताम्रस्तस्मिन्रणाजिरे ॥ ५५ ॥तेऽपिदेवाःशरैर्दिव्यैर्निशितै
श्चशिलाशितैः ॥ निजघ्नुर्दानवान्क्रुद्धास्तिष्ठतिष्ठेतिचुक्रुशुः ॥ ५६ ॥ निहतस्तैःसुरैर्दैत्योमूर्च्छामापरणांगणे ॥ हाहाकारोमहानासीद्दैत्यसैन्ये
भयाऽऽतुरे ॥ ५७ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेपंचमस्कंधेदैत्यसैन्यपराजयोनामपंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ व्यासउवाच ॥ ताम्रेऽथमूर्छितेदै
त्येमहिषःक्रोधसंयुतः ॥ समुद्यम्यगदांगुर्वीदेवानुपजगामह ॥१॥ तिष्ठंत्वद्यसुराःसर्वेहन्म्यहंगदयाकिल ॥ सर्वेबलिभुजःकामंबलहीनाःसदैवहि
॥ २ ॥ इत्युक्त्वाऽसौगजाऽऽरूढंसंप्राप्यमदगर्वितः ॥ जघानगदयातूर्णंबाहुमूलेमहाभुजः ॥ ३ ॥

शीघ्र प्रहार किया ॥५५॥ देवता भी कुपित होकर शिलापर पैनाये तीक्ष्ण और दिव्य बाणोंसे दानवोंको आघात करके ठहरो ठहरो यह कहकर आक्रोश प्रकाश करनेलगे ॥ ५६ ॥ देवताओंके बाणोंसे आहत होकर दानव ताम्र रणस्थलमें मूर्च्छित हुआ, तब दानवोंकी सेना भयातुर होकर महान् हाहाकार शब्द करने लगी ॥ ५७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कंधे भाषाटीकायां पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ ॥ श्रीव्यासजी बोले हे राजन् ! सेनापति ताम्रके मूर्च्छित होनेपर महिषने क्रोधमें भर, भारी गदा तान देवताओंके समीप उपस्थित होकर ॥ १ ॥ कहा हे देवताओ ! तुम काककी समान सदा ही बलहीन हो अतएव रहो, अभी तुमको गदाघातसे मारता हूं ॥ २ ॥ मदगर्वित महाबलवान् महिषने ऐरावतारूढ इन्द्रको सन्मुख पाय गदासे तत्काल उसके बाहुमूलमें आघात किया ॥ ३ ॥

इन्द्रनेभी उसी समय घोरतर वज्रके प्रहारसे उस गदाको खंड खंड कर डाला और उसपै प्रहार करनेकी अभिलाषा करके सहसा उसके समीपमें हुए ॥ ४ ॥ तब महिषभी क्रोधके वशीभूत होकर दीप्तिमान् खड्ग ग्रहण कर महावीर्यवान् इन्द्रको मारनेके निमित्त उनके निकट आया ॥ ५ ॥ फिर अनेक आयुधोंके वर्षणसे उन दोनोंका जो युद्ध हुआ उससे संपूर्ण लोकोंको भय और मुनिलोगोंको विस्मय उत्पन्न हुआ ॥ ६ ॥ तिस समय इस दानवने सब लोकोंका विनाश करनेवाली अधिक क्या मुनियोंको भी मोहउत्पन्न करानेवाली शाम्बरी माया फैलाई ॥ ७ ॥ तब रणस्थलमे महिषकी समान रूपयुक्त और पराक्रमशाली करोड करोड महिष दिखाई देनेलगे, वह सभी आयुध लेकर देवताओंकी सेनाका संहार करनेमें प्रवृत्त हुए ॥ ८ ॥ इस दानवकृत मोहकरी मायाको देख इन्द्र विस्मित और अत्यन्त

सोऽपिवज्रेणघोरेणचिच्छेदाशुगदांचताम्॥प्रहर्तुकामस्त्वरितोजगाममहिषंप्रति ॥४॥हयारिरपिकोपेनखड्गमादायसुप्रभम्॥ययाविंद्रंमहावीर्यं प्रहरिष्यन्निवांतिकम्॥५॥बभूवचतयोर्युद्धंसर्वलोकभयाऽऽवहम्॥आयुधैर्विविधैस्तत्रमुनिविस्मयकारकम्॥६॥चकाराऽऽशुतदादैत्योमायांमोहकरींकिल॥शांबरींसर्वलोकघ्नींमुनीनामपिमोहिनीम्॥७॥कोटिशोमहिषास्तत्रतद्रूपास्तत्पराक्रमाः ॥ददृशुःसायुधाःसर्वेनिघ्नंतोदेववाहिनीम् ॥ ॥८॥मघवाविस्मितस्तत्रदृष्ट्वातांदैत्यनिर्मिताम्।बभूवातिभयोद्विग्नोमायांमोहकरींकिल।९।वरुणोपिसुसंत्रस्तस्तथैवधननायकः॥यमोहुताशनः सूर्यःशीतरश्मिर्भयातुरः॥१०॥पलायनपराःसर्वेबभूवुर्मोहिताःसुराः॥ब्रह्मविष्णुमहेशानांस्मरणंचक्रुरुद्यताः॥११॥ तत्राजग्मुश्चकाजेशाःस्मृतमात्राःसुरोत्तमाः॥हंसतार्क्ष्यवृषारूढास्त्रातुकामावरायुधाः॥१२॥शौरिस्तांमोहिनींदृष्ट्वासुदर्शनमथोज्ज्वलम् ॥ मुमोचतत्तेजसैवमायासाविलयं गता॥१३॥ वीक्ष्यतान्महिषस्तत्रसृष्टिस्थित्यंतकारिणः॥योद्धुकामःसमादायपरिघंसमुपाद्रवत् ॥१४॥ महिषाख्योमहावीरःसेनानीश्चिक्षुरस्त था ॥ उग्रास्यश्चोग्रवीर्यश्चदुद्रुवुर्युद्धकामुकाः ॥१५ ॥

भयके कारण उद्विग्न हुए ॥ ९ ॥ वरुण, धनपति, यम, अग्नि, चन्द्र, सूर्य इत्यादि सब देवता भयार्त होकर ॥ १० ॥ भागे, तब देवता मायाजालसे मोहित हो मनमे ब्रह्मा, विष्णु और महादेवको स्मरण करने लगे ॥ ११ ॥ स्मरण करतेही सुरवर ब्रह्मा, विष्णु और महादेव, हंस, गरुड और बैलपर चढ, उत्तम उत्तम आयुध धारण पूर्वक उनकी रक्षा करनेको आये ॥ १२ ॥ शौरिने उस मोहिनी मायाको देखकर उज्ज्वल सुदर्शन चक्र चलाया, तब सुदर्शनके तेजके प्रभावसे ही वह माया तिरोहित हुई ॥ १३ ॥ महिष सृष्टिकारी ब्रह्मा, पालनकर्ता विष्णु और प्रलयकारी महेश्वरको वहां देख युद्धकी अभिलाषासे परिघ लेकर दौंडा ॥ १४ ॥ फिर सेनापति चिक्षुर, उग्रास्य, उग्रवीर्य, चले ॥ १५ ॥

असिलोमा, त्रिनेत्र, बाष्कल, अन्धक और अन्यान्य योद्धा सभी युद्धकी इच्छासे निकले ॥ १६ ॥ उन मदोद्धत दानवगणने वर्म(कवच) धारे और धनुष वाण लिये रथमे चढ क्षुद्रव्याघ्र जिसप्रकार सुकुमार वत्सगणोपर आक्रमण करता है, इसीप्रकार देवताओंका वेष्टन किया ॥ १७ ॥ अनन्तर उन मदगर्वित दानवोंने वाणवर्षा आरंभ की और देवता भी परस्पर मारनेकी इच्छासे उसीप्रकार वाणवृष्टि करने लगे ॥ १८ ॥ सेनापति अन्धकने हरिके समीपस्थ हो अत्यन्त बलसे कानोंपर्यन्त खैचकर विषके बुझे शिला पर पैनाये पांच वाण चलाये ॥ १९ ॥ तब शत्रुनाशक वासुदेवने भी स्वप्रेरित वाणद्वारा उन सब वाणोंके सन्मुख न आते आतेही तत्काल काटकर फिर पांच वाण छोडे ॥ २० ॥ तब हरि और दानवपक्षके वाण, असि, चक्र, मूशल, गदा, शक्ति और परशुद्वारा परस्परको आघात करने लगे ॥ २१ ॥ इस ओर महादेव

असिलोमात्रिनेत्रश्चबाष्कलोंधकएवच ॥ एतेचाऽन्येचबहवोयुद्धकामाविनिर्ययुः ॥ १६ ॥ सन्नद्धाधृतचापास्तेरथारूढामदोद्धताः ॥ परिवव्रुः सुरान्सर्वान्वृकाइवसुवत्सकान् ॥ १७ ॥ बाणवृष्टिंततश्चक्रुर्दानवामदगर्विताः ॥ सुराश्चाऽपितथाचक्रुःपरस्परजिघांसवः ॥ १८ ॥ अंधकोहरिमासाद्यपंचबाणाञ्छिलाशितान् ॥ मुमोचविषसंदिग्धान्कर्णाऽऽकृष्टान्महाबलान् ॥ १९ ॥ वासुदेवोऽप्यसंप्राप्तान्विशिखानाशुगैस्तदा ॥ चिच्छेदतान्पुनःपञ्चमुमोचारिपुनाशनः ॥ २० ॥ तयोःपरस्परंयुद्धंबभूवहरिदैत्ययोः ॥ बाणासिचक्रमुसलैर्गदाशक्तिपरश्वधैः ॥ २१ ॥ महेशांधकयोर्युद्धंतुमुलंलोमहर्षणम् ॥ पंचाशद्दिनपर्यंतंबभूवचपरस्परम् ॥ २२ ॥ ईन्द्रबाष्कलयोस्तद्वन्महिषासुररुद्रयोः ॥ यमत्रिनेत्रयोस्तद्वन्महाहनुधनेशयोः ॥ २३ ॥ असिलोमवरुणयोर्युद्धंपरमदारुणम् ॥ गरुडंगदयादैत्योजघानहरिवाहनम् ॥ २४ ॥ सगदापातखिन्नांगोनिःश्वसन्नवतिष्ठत ॥ शौरिस्तंदक्षिणेनाऽऽशुहस्तेनपरिसांत्वयन् ॥ २५ ॥ स्थिरंचकारदेवेशोवैनतेयंमहाबलम् ॥ समाकृष्यधनुःशार्ङ्गंमुमोचविशिखान्बहून् ॥ २६ ॥ अधकोपरिकोपेनहंतुकामोजनार्दनः ॥ दानवोऽपिचतान्बाणांश्चिच्छेदस्वशरैःशितैः ॥ २७ ॥ पंचाशद्भिर्हरिंकोपाज्जघानचशिलाशितैः ॥ वासुदेवोऽपितांस्तूर्णंवंचयित्वाशरोत्तमान् ॥ २८ ॥

और अंधकका परस्पर पचास दिनपर्यन्त लोमहर्षण तुमुल युद्ध हुआ था ॥ २२ ॥ इसीप्रकार बाष्कलके संग इन्द्रका, महिषके संग रुद्रका, त्रिनेत्रके संग यमका, महाहनुके सग धनपतिका, और असिलोमाके संग वरुणका अत्यन्त दारुण युद्ध होने लगा ॥ २३ ॥ महिषने हरिके वाहन गरुडको गदासे आघात किया तब गरुड गदा प्रहारसे अति कातर हो श्वास छोडता हुआ गिरगया ॥ २४ ॥ तिस समय देवपति शौरिने दाहिने हाथसे सान्त्वना (आश्वासन) करके विनतानंदन महाबल गरुडको स्थिर किया ॥ २५ ॥ जनार्दनने कोपवशसे अन्धकके संहार करनेकी इच्छा कर शार्ङ्ग धनुष्य खैच उसके ऊपर अनेक वाण चलाये ॥ २६ ॥ प्रथम तो दानवने अपने तीक्ष्ण शरजालसे उनके उन सब बाणोंको खंड खंड कर डाला ॥ २७ ॥ फिर कोपसहित शिलापर पैनाये पचास बाणोंसे हरिपर आघात

किया, वासुदेवनेभी तत्काल उन उत्तम २ सब बाणोंको विफल करके ॥ २८ ॥ सहस्रअरोंसे युक्त सुदर्शन चक्र वेगसहित छोडा हे महाराज। अन्धकने अपने चक्रसे सुदर्शनचक्रका निवारण करके ॥ २९ ॥ ऐसी गर्जना करी कि उस समय उससे समस्त देवता मोहको प्राप्त हुए, शार्ङ्गधर वासुदेवके चक्रको विफल हुआ देख ॥ ३० ॥ देवता शोकाकुल हुए और दानवोंको हर्ष प्राप्त हुआ वासुदेवभी देवताओंको शोकाकुल देख ॥ ३१ ॥ कौमोदकी गदा ग्रहणकर दानवके सामने दौडे तब हरिने उस मायावी दानवके मस्तकमें गदाप्रहार किया ॥ ३२ ॥ तिसकाल वह गदाघातसे मूर्छित हो पृथ्वीमें गिरगया अतिकोपनस्वभाव महिषदानव अंधकको गिरा देख ॥ ३३ ॥ गंभीर गर्जनशब्दसे रमानाथको त्रसित करता हुआ आया उसको क्रोधसे अधीर होकर आया देख वासुदेवने ॥ ३४ ॥ धनुर्ज्या (प्रत्यंचा)

चक्रमुमोचवेगेनसहस्राऽरंसुदर्शनम् ॥ त्यक्तंसुदर्शनंदूरात्स्वचक्रेणन्यवारयत् ॥२९॥ ननादचमहाराजदेवान्संमोहयन्निव॥दृष्ट्वातुविफलंजातंच क्रंदेवस्यशार्ङ्गिणः३०॥जग्मुःशोकंसुराःसर्वेजहर्षुर्दानवास्तथा॥वासुदेवोऽपितरसादृष्ट्वादेवाञ्छुचाऽऽवृतान् ॥३१॥ गदांकौमोदकींधृत्वादानवं समुपाद्रवत् ॥ तंजघानातिवेगेनमूर्ध्निमायाविनंहरिः॥३२॥सगदाऽभिहतोभूमौनिपपाताऽतिमूर्च्छितः॥तंतथापतितंवीक्ष्यहयारिरतिकोपनः॥ ॥३३॥ आजगामरमानाथंत्रासयन्नतिगर्जितैः ॥ वासुदेवोऽपितंदृष्ट्वासमायांतंक्रुधान्वितम् ॥ ३४॥ चापज्यानिनदंचोग्रंचकारनंदयन्सुरान्॥ शरवृष्टिंचकाराऽऽशुभगवान्महिषोपरि ॥३५॥ सोऽपिचिच्छेदबाणौघैस्ताञ्छरान्गगनेरितान् ॥ तयोर्युद्धमभूद्राजन्परस्परभयावहम् ॥३६॥ गदयाताडयामासकेशवोमस्तकोपरि ॥ सगदाभिहतोमूर्ध्निपपातोर्व्यांसुमूर्छितः ॥ ३७ ॥ हाहाकारोमहानासीत्सैन्येतस्यसुदारुणः ॥ सवि हायव्यथांदैत्योमुहूर्तादुत्थितःपुनः ॥३८॥ गृहीत्वापरिघंशीर्षेजघानमधुसूदनम्॥परिघेणाऽहतस्तेनमूर्च्छामापजनार्दनः ॥३९॥ मूर्च्छितंतमु वाहाऽऽशुजगामगरुडोरणात् ॥ परावृत्तेजगन्नाथेदेवाइंद्रपुरोगमाः ॥४०॥ भयंप्रापुःसुदुःखार्ताश्चुक्रुशुश्चरणाजिरे ॥ क्रंदमानान्सुरान्वीक्ष्यशं करःशूलभृत्तदा ॥ ४१ ॥

का ऐसा भयंकर शब्द किया कि, उससे देवताओंको हर्षका उदय हुआ तब भगवान्ने महिषके ऊपर बाणोकी वर्षा करी ॥ ३५ ॥ किन्तु महिषने अपने बाणोंसे आकाशमार्गमे ही उन सब बाणोको काट डाला हे राजन् ! फिर उनके परस्पर भयावह युद्धका आरंभ हुआ ॥ ३६ ॥ केशवने गदासे उसके मस्तकमें आघात किया वह गदाप्रहारसे मस्तकमे आहत होकर पृथ्वीमे गिरगया ॥३७॥ तब उसकी सेनामे दारुण हाहाकारशब्द होनेलगा वह दानव मुहूर्तमात्रमें व्यथारहित होकर उठा ॥३८॥ तब उसने फिर परिघ लेकर मधुसूदनके मस्तकमे प्रहार किया; उस परिघसे आहत होकर जनार्दन मूर्च्छित हुए॥ ३९॥ तब गरुड उनको मूर्च्छित अवस्थामे लेकर तत्काल रणस्थलसे चले गये जगन्नाथके फिर जानेसे इन्द्रआदि देवता ॥ ४० ॥ भीत और अतिशय कातर होकर आर्त्तनाद करने लगे शंकरने देवताओंका रुदन

करना सुन शूल ले ॥ ४१ ॥ सरोष चित्तसे शीघ्र महिषके निकट जाय उसपर शूलसे प्रहार किया, दुष्टस्वभाव महिषने भी उनका त्रिशूल विफल करके गर्जनाकी और शक्ति लेकर शंकरके वक्षःस्थलमे मारी तब शंकर वक्षस्थलमे अघात लगनेसेभी कुछ व्यथित नहीं हुए ॥४२॥४३॥ वरन् क्रोधसे लाललालनेत्रकर उन्होंने फिर त्रिशूलसे उसपर आघात किया दुरात्मा महिषके संग शंकरको समरमें प्रवृत्त हुआ देख ॥४४॥ हरिभी प्रहारजनित मूर्च्छा छोडकर वहां आये महावीर्य देवदेव चक्रधर हरि और शूलधारी शंकरको संग्रामकी वासनासे समरस्थलमें उपस्थित हुआ देख महिष अतिशय कुपित हुआ ॥ ४५ ॥ ४६ ॥ तब महिष देहधारणकर अपनी विशाल पूँछ इधर उधर संचालित करता हुआ समरकी इच्छासे उनके सन्मुख हुआ ॥ ४७ ॥ उस महाकाय भयानक महिषने दोनों सींग कम्पित करके

महिषंतरसाऽभ्येत्यप्राहरद्रोषसंयुतः ॥ सोऽपिशक्तिमुमोचाऽऽथशंकरस्योरसिस्फुटम् ॥ ४२ ॥ जगर्जसचदुष्टात्मावंचयित्वात्रिशूलकम् ॥
शंकरोऽपितदापीडांनप्रापोरसिताडितः ॥ ४३ ॥ तंजघानत्रिशूलेनकोपादरुणलोचनः ॥ संलग्नंशंकरंदृष्ट्वामहिषेणदुरात्मना ॥ ४४ ॥
आजगामहरिस्तावत्त्यक्त्वामूर्छांप्रहारजाम् ॥ महिषस्तुतदावीक्ष्यसंप्राप्तौहरिशंकरौ ॥ ४५ ॥ युद्धकामौमहावीर्योचक्रशूलधरौवरौ ॥
कोपयुक्तोबभूवाऽसौदृष्ट्वातौसमुपागतौ ॥ ४६ ॥ जगामसंमुखस्तावत्संग्रामार्थंमहाभुजः ॥ माहिषंवपुरास्थायधुन्वन्पुच्छंसमुत्कटम् ॥
॥ ४७ ॥ चकारभैरवंनादंत्रासयन्नमरानपि ॥ धुन्वञ्छृंगेमहाकायोदारुणोजलदोयथा ॥ ४८ ॥ शृंगाभ्यांपार्वताञ्छृंगांश्चिक्षेपभृशमुत्कटा
न् ॥ दृष्ट्वातौतुमहावीर्यौदानवंदेवसत्तमौ ॥ ४९ ॥ चक्रतुर्बाणवृष्टिंचदानवोपरिदारुणाम् ॥ कुर्वाणौबाणवृष्टिंतौदृष्ट्वाहरिहरौहरिः ॥५०॥ चिक्षे
पगिरिशृंगंतुपुच्छेनाऽऽवृत्यदारुणम् ॥ आपतंतंगिरिंवीक्ष्यभगवान्सात्वतांपतिः ॥ ५१ ॥ विशिखैःशतधाचक्रेचक्रेणाऽऽशुजघानतम् ॥ हरि
चक्राऽऽहतःसंख्येमूर्च्छामापसदैत्यराट् ॥ ५२ ॥ उत्तस्थौचक्षणान्नूनंमानुषंवपुरास्थितः ॥ गदापाणिर्महाघोरोदानवःपर्वतोपमः ॥ ५३ ॥
मेघनादंननादोच्चैर्भीषयन्नमरानपि ॥ तच्छ्रुत्वाभगवान्विष्णुःपांचजन्यंसमुज्ज्वलम् ॥ ५४ ॥

मेघकी समान इसप्रकार गंभीर गर्जना करी कि उससे देवतालोगभी त्रासितहुए ॥४८॥ वह दोनों सींगोंसे विशाल२ पर्वतके शिखरोंका निरन्तर निक्षेप करनेलगा महावीर्य देवसत्तम हरि और हर दानवको देखकर ॥ ४९ ॥ दारुण बाणोंकी वर्षा करने लगे. हरि और हर दोनोको बाणवृष्टि करता देख ॥ ५० ॥ महिष पूँछसे दारुण गिरिशृंग लपेटकर चलाने लगा. पर्वतके शिखरको गिरता हुआ देखकर भगवान् हरिने ॥५१॥ बाणोंसे उसके शतखंड ( सौटुकडे ) करके तत्काल चक्रसे सको प्रहारकिया हरिके चक्रसे आहत होकर दानवपति रणमे मूर्छित होगया॥५२॥किन्तु क्षणमात्रमें ही फिर मनुष्यदेह धारणकरके उठा तब पर्वतकी समान वह यंकर दानव हाथमे गदा लेकर॥५३॥देवताओंको भयदिखाता मेघकी समान गंभीर शब्दसे गर्जनेलगा.भगवान् विष्णुनेभी उस शब्दके सुनतेही समुज्ज्वल पाञ्च

जन्य शंख लेकर॥५४॥पूर्ण कर गंभीर और घोरतर शब्द किया शंखके उसशब्दको सुनकर दानवलोग भयसे चकितहुए ॥५५॥तथा तपोधन ऋषि और देवता आनन्दितहुए॥५६॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कन्धे भाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः॥६॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! उस समय महिषने दानवोंको व्याकुल देखकर महिषरूप छोड़ सिंहमूर्ति धारणकी॥१॥ और अपनी विशाल जटाओंको विस्तारकर घोर गर्जना करता हुआ देवताओंकी सेनामें टूटा, तब देवता उसके तीक्ष्ण नख देखकर अत्यन्त त्रसित हुए ॥ २ ॥ उस सिंहरूपधारी महिषासुरने प्रथम तो गरुडके इसप्रकार नखाघात किया कि, उसका शरीर रुधिरस्रावसे प्लावित होगया इसके पीछे फिर विष्णुके बाहुमूलमें नखसे प्रहार किया ॥ ३ ॥ वासुदेव हारिने भी उस दानवको देख क्रोधसे चक्र उद्यत कर उसको मारनेकी इच्छासे वेगसहित

पूरयामासतरसाशब्दंकर्तुंखरस्वरम्॥तेनशब्देनशंखस्यभयत्रस्ताश्चदानवाः ॥५५॥ बभूवुर्मुदितादेवाऋषयश्चतपोधनाः ॥ इतिश्रीदेवीभागव महा०पं०षष्ठोऽध्यायः ॥६॥ व्यासउवाच ॥ असुरान्महिषोदृष्ट्वाविषण्णमनसस्तदा ॥ त्यक्त्वातन्माहिषंरूपंबभूवमृगराडसौ॥१॥ कृत्वाना दंमहाघोरंविस्तार्यचमहासटाम् ॥ पपातसुरसेनायांत्रासयन्नखदर्शनैः ॥२॥ गरुडंचनखाऽऽघातैःकृत्वारुधिरविप्लुतम् ॥ जघानचभुजेविष्णुंन खाऽऽघातेनकेसरी॥३॥वासुदेवोऽऽपितंदृष्ट्वाचक्रमुद्यम्यवेगवान्॥हंतुकामोहरिःकाममवापाऽऽशुक्रुधान्वितः॥४॥यावद्धयरिपुंवेगाच्चक्रेणाभिज घानतम् ॥ तावत्सोऽतिबलःशृंगीशृंगाभ्यांन्यहनद्धरिम् ॥५॥ वासुदेवोविषाणाभ्यांताडितोरसिविह्वलः ॥ पलायनपरोवेगाज्जगामभुवनंनिज म् ॥६॥ गतंदृष्ट्वाहरिंकामंशंकरोपिभयान्वितः ॥अवध्यंतंपरंमत्वाययौकैलासपर्वतम्॥७॥ब्रह्माऽपिचनिजंधामत्वरितःप्रययौभयात् ॥ मघवा वज्रमालंब्यतस्थावाजौमहाबलः ॥८॥ वरुणःशक्तिमालंब्यधैर्यमालंब्यसंस्थितः॥यमोपिदंडमादाययत्तःसमरतत्परः ॥९॥ ततोयक्षाधिपःका मंबभूवरणतत्परः ॥ पावकःशक्तिमादायतत्राऽभूद्युद्धमानसः ॥१०॥ नक्षत्राधिपतिःसूर्यःसमवेतौस्थितावुभौ ॥ वीक्ष्यतंदानवश्रेष्ठंयुद्धायकृत निश्चयौ ॥ ११ ॥

आक्रमण किया ॥ ४ ॥ जैसेही हारिने महिष दानवपर अतिवेगसे चक्रप्रहार किया, वैसेही उस महाबलवान् दानवने भी तत्काल सिंहरूप त्याग महिषरूप धारणकर दोनों सींगोसे हरिपर आघात किया ॥ ५ ॥ वासुदेव सींगोसे वक्षस्थलमें ताडित हो विह्वल चित्तसे वेगसहित वहांसे अपने वैकुण्ठ धाममें चलेगये॥ ६ ॥ हारिके चले जानेपर शंकरभी उसको नितान्त अवध्य विचार कर भयसे कैलास पर्वतको चले गये ॥ ७ ॥ ब्रह्माभी भयके कारण शीघ्र अपने आलयकी ओर दौडे किन्तु महाबलवान् वासव धैर्य अवलम्बन करके समरमें स्थिररहे ॥ ८ ॥ वरुण शक्तिके धैर्य धारण कर समरकी प्रतीक्षामें रहे, यमभी दंडग्रहण किये समरमें तत्पर होकर रहे ॥ ९ ॥ इसीप्रकार यक्षपति कुवेरभी अतिशय संग्राममें व्यग्र रहे, पावक शक्ति ग्रहण करके वहां युद्धकी अभिलाषासे स्थित रहे ॥ १० ॥ दानवश्रेष्ठ महि

षको देखकर नक्षत्रपति चन्द्र और सूर्य दोनो एकत्र युद्धके लिये कृतनिश्चय होकर रहे ॥ ११ ॥ हे महाराज ! इसी अवसरमें दानवसेना कुपित होकर कठिन विषहरकी समान बाण वर्षण करती हुई चारों ओरको दौडी ॥ १२ ॥ तब दानवराजभी महिषरूप धारण करके उसमे स्थिति करने लगा इसी समय देवता और दानवोंके योधाओका तुमुलशब्द उत्थित हुआ ॥ १३ ॥ देवता और दानवसेनाके घोरतर संग्राम समयमे मेघके शब्दकी समान ज्याघात ( प्रत्यंचाशब्द ) का और करतलाघातका शब्द समुत्थित होने लगा ॥ १४ ॥ तिस समय महाबल दानव मदगर्वित होकर सींगोसे पहाड़ोंके शिखर चलाकर देवताओका संहार करने लगा ॥ १५ ॥ वह अति अद्भुत महिष क्रोधयुक्त होकर किसी किसी देवताको खुरप्रहारसे और किसी किसीको पूँछके घुमानेसे मारने लगा ॥ १६ ॥ तब देवता और गंधर्व बहुत डरे, यही क्या ? बरन महिषको देखतेहीं इन्द्रको भी भागना पड़ा ॥ १७ ॥ जब शचीपति इन्द्र संग्राम त्यागकर चले गये तब यम,

एतस्मिन्नंतरेकुद्धंदैत्यसैन्यंसमभ्यगात् ॥ विसृजन्बाणजालानिक्रूराहिसदृशानिच ॥ १२ ॥ कृत्वाहिमाहिषंरूपंभूपतिःसंस्थितस्तदा ॥ देवदानवयोधानांनिनादस्तुमुलोभवत् ॥ १३ ॥ ज्याघातश्चतलाघातोमेघनादसमोभवत् ॥ संग्रामेसुमहाघोरेदेवदानवसेनयोः ॥१४॥ शृंगाभ्यांपार्वतान्छृंगांश्चिक्षेपचमहाबलः ॥ जघानसुरसंघांश्चदानवोमदगर्वितः॥१५॥खुरघातैस्तथादेवान्पुच्छस्यभ्रमणेनच॥सजघानरुषाविष्टोमहिषःपरमाऽद्भुतः ॥१६॥ ततोदेवाःसगंधर्वाभयमाजग्मुरुद्यताः ॥ मघवामहिषंदृष्ट्वापलायनपरोऽभवत्॥१७॥ संगरंसंपरित्यज्यगतेशक्रेशचीपतौ ॥ यमोधनाधिपःपाशीजग्मुःसर्वेभयाऽऽतुराः ॥ १८ ॥ महिषोऽतिजयंमत्वाजगामस्वगृहंततः ॥ ऐरावतंगजंप्राप्यत्यक्तमिंद्रेणगच्छता ॥१९॥ तथोच्चैःश्रवसंभानोःकामधेनुंपयस्विनीम् ॥ स्वसैन्यसंवृतस्तूर्णंस्वर्गंगंतुंमनोदधे॥२०॥तरसादेवसदनंगत्वासमहिषासुरः ॥ जग्राहसुरराज्यंवैत्यक्तंदेवैर्भयाऽऽतुरैः ॥२१॥ इंद्राऽऽसनेतथारम्येदानवःसमुपाविशत् ॥ दानवान्स्थापयामासदेवानांस्थानकेषुसः ॥ २२ ॥ एवंवर्षशतंपूर्णंकृत्वायुद्धंसुदारुणम् ॥ अवापेंद्रपदंकामंदानवोमदगर्वितः ॥ २३ ॥

कुबेर और वरुण, यहभी सब भयसे आर्त हो रणस्थल छोड़कर चले गये ॥ १८ ॥ इन्द्र ऐरावत हाथी और उच्चैःश्रवा घोडेको छोड़कर भागे थे, सुतरां महिष वह हाथी घोड़ा और भास्करकी कामदुहा गौ हरणकर महाजय हुई विचार अपने गृहको चलागया. फिर शीघ्र अपनी सेनासे युक्त हो स्वर्गधाममें जानेकी इच्छा करी ॥ १९ ॥ २० ॥ महिषने तत्काल देवसदनमें जाय भयातुर देवताओंके छोडे हुए सुरराज्यको ग्रहण किया ॥ २१ ॥ फिर दानवराजने इन्द्रके रमणीय आसनमें बैठकर अन्यान्य दानवोंको देवताओंके स्थानमें स्थापित किया ॥ २२ ॥ इस प्रकार पूरे सौ वर्ष युद्ध करके उस मदगर्वित दानवने अभिलषित इन्द्रपद प्राप्त किया ॥ २३ ॥

जब उसने देवताओंको स्वर्गलोकसे निकाल दिया, तब वे सब पीडित होकर उसी प्रकार बहुत वर्षपर्यन्त पर्वतकी गुहाओंमे घूमते फिरे॥ २४ ॥हे राजन् ! तब देवता दुःखी होकर रजोमूर्ति चतुर्भुज प्रजापति ब्रह्माकी शरणमे गये ॥ २५॥तिस समय वेदगर्भ जगत्पति कमलासनपर आसीन थे उनके चारोओर वेदवेदांगके पारगामी शान्तचित्त उनके मनसे प्रगट मरीचि इत्यादि मुनिगण ॥ २६॥ सिद्धगण, गंधर्वगण, किन्नरगण, चारणगण, उरगगण और पन्नगगण दण्डायमानथे,इसी अवसरमें वे भयभीत देवतालोग देवदेव जगद्गुरु ब्रह्माका स्तव करनेमे प्रवृत्त हुए ॥ २७ ॥ देवता बोले हे कमलयोने ! आप जगत्का संपूर्ण क्लेश निवारण करते है किन्तु दानवपतिसे पराजित होकर हम स्थानभ्रष्ट हुए है, अधिक क्या ? हमलोग पर्वतके गुहाओमे वास करके अत्यन्त क्लेश भोग करते है, तो हमारी यह अवस्था देखकर भी

निर्जरानिर्गतानाकात्तेनसर्वेऽतिपीडिताः॥ एवंबहूनिवर्षाणिबभ्रमुर्गिरिगह्वरे॥२४॥ श्रांताःसर्वेतदाराजन्ब्रह्माणंशरणंययुः॥ प्रजापतिंजगन्नाथं रजोरूपंचतुर्मुखम् ॥२५॥ पद्मासनंवेदगर्भसेवितंमुनिभिःस्वजैः ॥ मरीचिप्रमुखैःशांतैर्वेदवेदाङ्गपारगैः ॥ २६ ॥ किन्नरैःसिद्धगंधर्वैश्चारणोरगपन्नगैः ॥ तुष्टुवुर्भयभीतास्तेदेवदेवंजगद्गुरुम् ॥२७॥ देवाऊचुः ॥ धातःकिमेतदखिलाऽऽर्तिहरांबुजन्मजन्माऽभिवीक्ष्यनदयांकुरुषेसुरान्यत्॥ संपीडितान्रणजितानसुराधिपेनस्थानच्युतान्गिरिगुहाकृतसन्निवासान् ॥ २८ ॥ पुत्रान्पिताकिमपराधशतैःसमेतान्संत्यज्यलोभरहितःकुरुतेऽतिदुःस्थान् ॥ यस्त्वंसुरांस्तवपदांबुजभक्तियुक्तान्दैत्याऽर्दितांश्चकृपणान्यदुपेक्षसेऽद्य ॥ २९ ॥ अमरभुवनराज्यंतेनभुक्तंनितांतंमखहविरपियोग्यंब्राह्मणैराददाति ॥ सुरतरुवरपुष्पंसेवतेऽसौदुरात्माजलनिधिनिधिभूतांगामसौसेवतेताम् ॥ ३० ॥ किंवागृणीमःसुरकार्यमद्भुतंजानासिदेवेश सुराऽरिचेष्टितम् ॥ ज्ञानेनसर्वंत्वमशेषकार्यवित्तस्मात्प्रभोतेप्रणताःस्मपादयोः ॥ ३१ ॥ यत्राऽपिकुत्राऽपिगतान्सुरानसौनानाचरित्रैःखलुपापमानसः॥ पीडांकरोत्येवसदुष्टचेष्टितस्त्राताऽसिदेवेशविधेहिशंविभो ॥ ३२ ॥

क्यो आपको दया नही होती ?॥ २८॥हे धातः ! पुत्र शतअपराधका अपराधी होनेपर भी लोभरहित पिता क्या उसको छोड़कर अतिशय क्लेश देते है ? हमलोग दानवोंसे पीडित हुए है और विशेपकर आपके चरणकमलोंमे एकान्तभक्ति परायण है किन्तु, तो भी इन दीन लोगोकी आज आप उपेक्षा करते है ॥ २९॥ वह दुरात्मा सब प्रकारसे देवताओंका राज्य भोग करता है. यज्ञीयहविका योगभाग ब्राह्मणोंसे बलपूर्वक ग्रहण करता है पारिजात पुष्पोंका उपभोग करता है और जलनिधिकी निधिस्वरूप कामधेनु लेकर उसका भी भोग करता है॥ ३० ॥असुरगणोके अद्भुत कार्यके विषयमें और क्या कहें हे देवेश ! आप देवताओंके शत्रुओंकी सबही चेष्टा जानते है, क्योंकि आपको ज्ञानके द्वारा सब कार्य विदित होते है. अतएव हे प्रभो ! हम आपके चरणोमें प्रणत है ॥ ३१ ॥ दानवपतिके चरित्र

अपवित्र और उसका मन पापसे कलुषित है. अतएव देवता जिस किसी स्थानमे जाते हैं, वही वह अनेक प्रकारसे क्लेश देता है हे देवेश । आपही एकमात्र रक्षक
है.अतएव हे विभो ! हमारा मंगलविधान कीजिये ॥ ३२ ॥ आप देवताओको अभीष्ट प्रदान करते हैं. आपही सबके आदि प्रजापति और विधाता है अतएव
आप यदि मंगल न करेगे, तो हम दारुण दावानलमें पीडित हो आपको छोड़ अन्य किस अमिततेज मंगलमय शान्तिकर्त्ताकी शरणमे जायँगे ? ॥ ३३ ॥
व्यासजी बोले हे राजन् ! संपूर्ण देवताओने इस प्रकार स्तव करके अत्यन्त मलीन वदनसे हाथ जोड प्रजापतिको प्रणाम किया ॥ ३४ ॥
लोकपितामह उन देवताओंकी ऐसी अवस्था देख मधुरवचनसे सुख उत्पादन कर कहने लगे ॥ ३५ ॥ हे देवताओ ! मै क्या करूं ? वह दानव वर पानेके

नोचेद्वयंदावमहाऽग्निपीडिताःकंशांतिकर्तारमनंततेजसम् ॥ यामःप्रजेशंशरणंसुरेष्टंधातारमाद्यंपरिमुच्यकंशिवम् ॥ ३३ ॥ व्यासउवाच ॥
इतिस्तुत्वासुराःसर्वेप्रणेमुस्तंप्रजापतिम् ॥ बद्धांजलिपुटाःसर्वेविषण्णवदनाभृशम् ॥ ३४ ॥ तांस्तथापीडितान्दृष्ट्वातदालोकपितामहः ॥ उवा
चश्लक्ष्णयावाचासुखंसंजनयन्निव ॥ ३५ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ किंकरोमिसुराःकामंदानवोवरदर्पितः ॥ स्त्रीवध्योऽसौनपुंवध्योविधेयंतत्रकिंपुनः ॥
॥ ३६ ॥ व्रजामोऽद्यसुराःसर्वेकैलासंपर्वतोत्तमम् ॥ शंकरंपुरतःकृत्वासर्वकार्यविशारदम् ॥ ३७ ॥ ततोव्रजामवैकुंठंयत्रदेवोजनार्दनः ॥ मि
लित्वादेवकार्यंचविमृशामोविशेषतः ॥ ३८ ॥ इत्युक्त्वाहंसमारुह्यब्रह्माकार्यसमुच्चये ॥ देवांश्चपृष्ठतःकृत्वाकैलासाभिमुखोययौ ॥३९॥ ताव
च्छिवोऽपितरसाज्ञात्वाध्यानेनपद्मजम् ॥ आगच्छंतंसुरैःसार्धंनिर्गतःस्वगृहाद्बहिः ॥ ४० ॥ दृष्ट्वापरस्परंतौतुकृताऽभिवादनौभृशम् ॥ प्रणतौ
चसुरैःसर्वैःसंतुष्टौसंबभूवतुः ॥ ४१ ॥ आसनानिपृथग्दत्त्वादेवेभ्योगिरिजापतिः ॥ उपविष्टेषुतेष्वेवनिषसादाऽऽसनेस्वके ॥ ४२ ॥

कारण अत्यन्त दर्पित है. वह स्त्रीसे मरेगा. अतएव इसका उपाय क्या है ? ॥ ३६ ॥ इस कारण हे देवताओ ! हम सब मिलकर पर्वतश्रेष्ठ कैलासको चलें,
वहांसे देवकार्यविशारद शंकरको आगे करके॥ ३७ ॥वैकुण्ठमे देवदेव जनार्दनके निकट चले. वहां सब मिलित होकर देवकार्यसाधनके लिये विशेष परामर्श करेंगे
॥ ३८ ॥ इस प्रकार कार्यकी आज्ञा करके ब्रह्मा हंसपर चढ देवताओंके सहित कैलासपर्वतकी ओर चले ॥ ३९ ॥ शिवभी ध्यानयोगसे देवताओंके सहित पद्मयो
निका आगमन वृत्तान्त जान अपने गृहसे शीघ्र निकल कर आगे हुए ॥४० ॥ फिर दोनोका साक्षात् होनेपर शिव और ब्रह्मा आपसमे प्रणाम कर अत्यन्त संतो
षको प्राप्त हुए,तब देवताओने उनको प्रणाम किया॥ ४१ ॥देवताओको पृथक् पृथक् आसनप्रदान करनेपर वे उनपर बैठे.पार्वतीपतिभी अपने आसनपर विराजमान

हुए ॥ ४२ ॥ वृषध्वजने ब्रह्मा और देवताओंसे कुशल प्रश्न कर उनके कैलास आनेका कारण पूँछा॥४३॥शिवजी बोले हे ब्रह्मन् ! इन्द्र इत्यादि देवताओंके सहित आप किस कारण इस स्थानमें आये हैं ? हे महाभाग ! इसका कारण क्या है ? उसको आप कहिये ॥ ४४ ॥ ब्रह्माजी बोले हे देवदेव ! महिष दानव स्वर्गवासी देवताओंको पीडित करता है, इसकारण देवता इन्द्रके सहित भयसे त्रस्त हो पर्वतोंकी गुहाओंमें भ्रमण करते हैं ॥४५ ॥ महिष और अन्यान्य दानव यज्ञभागका भोग करते है. अतएव लोकपाल पीडित होकर आज आपकी शरणागत हुए है ॥ ४६ ॥ हे शम्भो ! कार्यके भारी होनेसे मैं उनको आपके स्थानमें ले आया हूं इसकारण हे सुरेश्वर ! जिससे देवताओंका कार्य युक्ति अनुसार सिद्धहो आप वही कीजिये ॥ ४७ ॥ हे भूतभावन ! सब देवताओंका भार आपमेंही ( स्थित ) है

कृत्वातुकुशलप्रश्नंब्रह्माणंवृषभध्वजः ॥ पप्रच्छकारणंदेवान्कैलासाऽऽगमनेविभुः ॥ ४३ ॥ शिवउवाच ॥ किमत्राऽऽगमनंब्रह्मन्कृतंदेवैःसवासवैः॥भवताचमहाभागब्रूहितत्कारणंकिल ॥ ४४ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ महिषेणसुरेशानपीडिताःस्वनिवासिनः ॥ भ्रमंतिगिरिदुर्गेषुभयत्रस्ताःसवासवाः ॥ ४५ ॥ यज्ञभुग्महिषोजातस्तथाऽन्येसुरशत्रवः ॥ पीडितालोकपालाश्चत्वामद्यशरणंगताः ॥ ४६ ॥ मयातेभवनंशंभोप्रापिताःकार्यगौरवात्॥यद्युक्तंतद्विधत्स्वाद्यसुरकार्यंसुरेश्वर ॥४७॥ त्वयिभारोऽस्तिसर्वेषांदेवानांभूतभावन॥व्यासउवाच ॥ इतितद्वचनंश्रुत्वाशंकरःप्रहसन्निदम्॥४८॥ वचनंश्लक्ष्णयावाचाप्रोवाचपद्मजंप्रति॥ शिवउवाच॥ भवतैवकृतंकार्यंवरदानात्पुराविभो ॥ ४९ ॥ अनर्थदंचदेवानांकिंकर्तव्यमतःपरम् ॥ ईदृशोबलवाञ्छूरःसर्वदेवभयप्रदः ॥ ५० ॥ कासमर्थावरानारीतंहंतुंमदर्पितम् ॥ नमेभार्यानतेभार्यासंग्राममंगंतुमर्हति ॥ ५१ ॥ गत्वैवतेमहाभागेयुयुधातेकथंपुनः ॥ इंद्राणीचमहाभागनयुद्धकुशलाऽस्तिहि ॥ ५२ ॥ काऽन्याहंतुंसमर्थाऽस्तितंपापंमदर्पितम्॥ममेदंमतमद्यैवगत्वादेवंजनार्दनम् ॥ ५३ ॥

व्यासजी बोले हे राजन् ! शंकर यह बात सुन कुछेक हँसते हुए॥ ४८ ॥मधुरवचन द्वारा कमलयोनिसे कहने लगे. शिवजी बोले हे विभो ! वर देनेसे आपनेही पहिले॥ ॥ ४९ ॥देवताओंका अनर्थ कर कार्य किया है, अब फिर क्या करना चाहिये? वह ऐसा बलवान् और शूर है कि सब देवताओंको भी उसने भय उत्पादन किया है ॥ ५० ॥अतएव कौन ऐसी उत्तम स्त्री है, जो उस मदगर्वित दानवके मारनेमें समर्थहोगी ? तुम्हारी भार्या वा मेरी भार्या संग्राममें जानेको समर्थ नहीं होगी॥ ५१ ॥ और जो वे दोनो महाभागा समरमें जायँ तो वह किसप्रकार युद्ध करेंगी ? सौभाग्यशालिनी इन्द्राणी भी समरमें कुशल नहीं है॥ ५२ ॥अतएव अन्य कौन स्त्री उस पापबुद्धि

मदगर्वित दानवके मारनेमें समर्थ होगी ? अतएव मेरा अभिप्राय यही है कि अभी जनार्दनके समीप जाय ॥५३॥ उनका स्तव कर देवकार्यके निमित्त शीघ्र उनको नियोजित करें विष्णु बुद्धिमानोंमें अग्रणी है,इस कारण सब प्रयोजन संपादन विषयमें समर्थ है॥५४॥वासुदेवके सहित मिलित होकर कार्यका विचार करना चाहिये वह अपनी तीक्ष्ण बुद्धिसे परामर्श स्थिर कर कार्यसाधन करेंगे ॥५५॥व्यासजी बोले हे राजन् ! ब्रह्मादि सुरसत्तमगण रुद्रके इसप्रकार वचन सुन "यही हो" ऐसा कहकर शिवके सहित शीघ्र उठे ॥ ५६ ॥ तिस समय कार्यसिद्धिके निमित्त सब प्रसन्नचित्त हो उत्तम शकुन देखकर अपने २ वाहनपर चढ विष्णुपुरीको चले ॥ ५७ ॥ तब शीतस्पर्श सुगंधित वायु अनुकूलभावसे मन्द मन्द बहने लगा और पक्षीगण मार्गमें सर्वत्र ही मंगलध्वनि करने लगे ॥ ५८ ॥ आकाश निर्मल

स्तुत्वातंदेवकार्यायप्रेरयामःसुसत्वरम् ॥ सोऽतिबुद्धिमतांश्रेष्ठोविष्णुःसर्वार्थसाधने ॥ ५४ ॥ मिलित्वावासुदेवंवैकर्तव्यंकार्यचिंतनम् ॥ प्रपञ्चेनचबुद्ध्याससंविधास्यतिसाधनम् ॥ ५५ ॥ व्यासउवाच ॥ इतिरुद्रवचःश्रुत्वाब्रह्माद्याःसुरसत्तमाः॥उत्थितास्तेतथेत्युक्त्वाशिवेनसहसत्वराः ॥ ५६ ॥ स्वकीयैर्वाहनैःसर्वेययुर्विष्णुपुरंप्रति ॥ मुदिताःशकुनान्दृष्ट्वाकार्यसिद्धिकराञ्छुभान् ॥५७ ॥ ववुर्वाताःशुभाःशांताःसुगंधाःशुभशंसिनः ॥ पक्षिणश्चशिवावाचस्तत्रोचुःपथिसर्वशः ॥ ५८ ॥ निर्मलंचाऽभवद्व्योमदिशश्चविमलास्तथा ॥ गमनेतत्रदेवानांसर्वंशुभमिवाभवत् ॥ ५९ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेपंचमस्कंधेसप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ व्यासउवाच ॥ तरसातेऽथसंप्राप्यवैकुंठंविष्णुवल्लभम्॥ददृशुःसर्वशोभाढ्यंदिव्यगृहविराजितम् ॥ १ ॥ सरोवापीसरिद्भिश्चसंयुतंसुखदंशुभम् ॥ हंससारसचक्राह्वैःकूजद्भिश्चविराजितम् ॥ २ ॥ चंपकाऽशोककह्लारमंदारबकुलाऽवृतैः॥मल्लिकातिलकाऽऽम्रातयुतैःकुरबकादिभिः ॥ ३ ॥

और सब दिशाएँ निर्मल हुई,अधिक क्या देवताओंके गमनसमयमे समस्तही शुभकर होगया ॥ ५९॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कंधे भाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ व्यासजी बोले देवता शीघ्रतासहित विष्णु पालित वैकुण्ठमें पहुँच उसका अनिर्वचनीय सौन्दर्य देखने लगे कि, स्थान स्थानमें शोभायमान गृह विराजमान है ॥ १ ॥ उनके सन्मुख सरोवर और दीर्घिका कह्लार पुष्पसे शोभित हैं, कहीं नदियें बह रही है, तिनमें हंस सारस और चक्रवाकादि जलचर पक्षीगण श्रवणमनोहर ध्वनि करते करते विचरण करते हैं ॥ २ ॥ कहीं मनोहर उपवन है. उनमें चंपक, अशोक, मन्दार, बकुल, आम्रातक, तिलक, कुरवक और मल्लिका इत्यादि पुष्पतरु शोभायमान थे ॥ ३ ॥

तहां स्थान स्थानमें कोकिल और भ्रमरगण मनोहरझंकार शब्द और मोर नृत्य करतेथे ॥४॥ मध्यस्थलमें हरिका गगनस्पर्शी प्रासाद (महल) उसके सब दूसरे महल मनोहर स्थान स्थानमें रत्नखचित और विचित्र चित्रोंसे अलंकृत थे उसके मध्य मणिमय आसनपर विष्णु विराजमान हैं, सुनन्द और नन्दन इत्यादि पार्षदगण उनके ऐसे भक्त है कि, उनके चित्तकी वृत्ति अन्य कहींभी आसक्त नहीं होती. अतएव वे एकान्तचित्तसे उनकी भक्तिपरायण होकर उनका स्तव करते है॥५॥६॥ उस स्थानमें अप्सराओके नृत्य और देवगंधर्व तथा किन्नरगण मनोहर मधुर स्वरसे संगीत करते हैं ॥ ७ ॥ जो वेदपाठमें आदर करते हैं. ऐसे शान्तस्वभाव मुनि वेदसूक्तपाठ करके उनका स्तव करते हैं ॥८॥ सुन्दराकृति द्वारपाल जय और विजय स्वर्णयष्टि धारण करके द्वारपर स्थित हैं. देवताओने विष्णुपुरके समीप पहुँच

कोकिलारावसन्नादैःशिखंडैर्नृत्यरंजितैः ॥ भ्रमरारावरम्यैश्चदिव्यैरुपवनैर्युतम् ॥ ४ ॥ सुनंदनंदनाद्यैश्चपार्षदैर्भक्तितत्परैः ॥ संस्तुवद्भिर्युतंभक्तैरनन्यभववृत्तिभिः ॥ ५ ॥ प्रासादैरत्नखचितैःकांचनैश्चित्रमंडितैः ॥ अभ्रलिहैर्विराजद्भिःसंयुतंशुभसद्मकैः ॥ ६ ॥ गायद्भिर्देवगंधर्वैर्नृत्यद्भिरप्सरोगणैः ॥ रंजितंकिन्नरैःशश्वद्रक्तकंठैर्मनोहरैः ॥ ७ ॥ मुनिभिश्चतथाशान्तैर्वेदपाठकृताऽऽदरैः ॥ स्तुवद्भिःश्रुतिसूक्तैश्चमंडितंसदनंहरेः ॥८॥ तेचविष्णुगृहंप्राप्यद्वारपालौशुभाऽऽकृती ॥ वीक्ष्योचुर्जयविजयौहेमयष्टिवरौस्थितौ ॥९॥गत्वैकोऽप्युभयोर्मध्येनिवेदयतुसंगतान् ॥ द्वारस्थान्ब्रह्मरुद्रादीन्विष्णुदर्शनलालसान् ॥१०॥ व्यासउवाच ॥ विजयस्तद्वचःश्रुत्वागत्वाऽथविष्णुसन्निधौ ॥ सर्वान्समागतान्देवान्प्रणम्योवाचसत्वरः॥११॥ विजयउवाच ॥ देवदेवमहाराजरमाकांतसुरारिहन् ॥ समागताःसुराःसर्वेद्वारितिष्ठंतिवैविभो ॥१२॥ ब्रह्मारुद्रस्तथेंद्रश्चवरुणःपावकोयमः ॥ स्तुवंतिवेदवाक्यैस्त्वाममरादर्शनाऽर्थिनः॥१३॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंविष्णुर्विजयस्यरमापतिः ॥ निर्जगामगृहात्तूर्णंसुरान्समधिकोत्सवः ॥ १४ ॥

उनको अवलोकन करके कहा ॥ ९ ॥ तुम दोनोंमेंसे एक जन विष्णुके समीप जाकर निवेदन करो कि, ब्रह्मा और रुद्रादि देवता मिलित होकर आपके दर्शनकी लालसासे द्वारपर खडे है॥१०॥व्यासजी बोले हे महाराज । विजयने उनका वचन सुन शीघ्र विष्णुके समीप जाय प्रणाम कर संपूर्ण देवताओंके आनेका वृत्तान्त निवेदन करके कहा ॥११॥ हे महाराज । संपूर्ण सुरशत्रु संहार करनेसे आप संपूर्ण देवताओंके परमाराध्य देवता हैं. अतएव हे रमानाथ ! इस समय सब देवता आनकर आपके द्वारपर खडे हुए हैं ॥१२॥ हे विभो ! ब्रह्मा, रुद्र, इन्द्र, वरुण, पावक, और यम इत्यादि देवतालोग आपके दर्शनकी लालसासे वेदवाक्यद्वारा आपकी स्तुति कर रहे हैं ॥१३॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! रमापति विष्णु विजयके वचन सुनकर अत्यन्त आनन्दित हुए और देवताओसे भेट करनेके लिये

उत्सुक होकर तत्काल गृहसे बाहर निकले॥१४॥तब हरिने उनके निकट जाय द्वारपर खडे हुए देवताओंको अतिदुःखी तथा श्रमसे कातर देख प्रीतिपूर्ण अनुकूल दृष्टिसे मनको प्रसन्न किया॥१५॥तिसकाल संपूर्ण देवता उन वेदविदित दैत्यारि देवदेव जगन्नाथको प्रणाम करके स्तव करने लगे ॥१६॥ देवता बोले हेदेवदेव। आप सृष्टि स्थिति और संहारकारक होकरभी दयाके सागर और जगत्के एकमात्र आश्रय है.हे महाराज!हम आपकी शरणागत हैं, इस कारण आप हमारी रक्षा कीजिये ॥१७॥देवताओंका इस प्रकार स्तव सुनकर विष्णुने कहा हे देवताओ!तुम आसनपर बैठकर अपना अपना कुशलवृत्तान्त कहो,सबके मिलित होकर इस स्थानमे आनेका क्या कारण है? ॥१८॥ तुम दीनचित्त दुःखसे व्याकुल और इतने चिन्तातुर क्यो हुए हो?हे देवताओ!तुम किस कार्यके लिये ब्रह्मा और रुद्रके

गत्वावीक्ष्यहरिर्देवान्द्वारस्थाञ्छ्रमकर्शितान् ॥ प्रीतिप्रवणयादृष्ट्याप्रीणयामासदुःखितान् ॥ १५ ॥ प्रणेमुस्तेसुराःसर्वेदेवदेवंजनार्दनम् ॥ तुष्टुवुश्चसुरारिंघ्नंवाग्भिर्वेदविनिश्चितम् ॥ १६ ॥ देवाऊचुः ॥ देवदेवजगन्नाथसृष्टिस्थित्यंतकारक ॥ दयासिंधोमहाराजत्राहिनःशरणाऽऽगतान् ॥१७॥ विष्णुरुवाच ॥ विशंतुनिर्जराःसर्वेकुशलंकथयंतुवः ॥ आसनेषुकिमर्थंवैमिलिताःसमुपागताः ॥ १८ ॥ चिंताऽऽतुराःकथंजाताविपण्णादीनमानसाः ॥ ब्रह्मरुद्रेणसहिताःकार्यं प्रब्रूतसत्वरम् ॥ १९ ॥ देवाऊचुः ॥ महिषेणमहाराजपीडिताःपापकर्मणा ॥ असाध्येनाऽतिदुष्टेनवरदृप्तेनपापिना ॥ २० ॥ यज्ञभागानसौभुंक्तेब्राह्मणैःप्रतिपादितान् ॥ अमरागिरिदुर्गेषुभ्रमंतिचभयाऽऽतुराः ॥ २१ ॥ वरदानेनधातुःसदुर्जयोमधुसूदन ॥ तस्मात्त्वांशरणंप्राप्ताज्ञात्वातत्कार्यगौरवम् ॥ २२ ॥ समर्थोऽसिसमुद्धर्तुंदैत्यमायाविशारद ॥ कुरुकृष्णवधोपायंतस्यदानवमर्दन ॥ २३ ॥ धात्रातस्मैवरोदत्तोह्यवध्योऽसिनरैःकिल ॥ कास्त्रीत्वेवंविधाबालायाहन्यात्तंशठंरणे ॥ २४ ॥

सहित मिलित होकर इस स्थानमें आये हो ? सो शीघ्र कहो ॥ १९ ॥ देवता बोले हे महाराज ! महिषासुर अति दुष्टस्वभाव और विशेषकर सदाही पापकार्यमे निरत है, अब वह पापिष्ठ वर पानेके कारण अत्यन्त उद्धत होकर हमको निरन्तर क्लेश देता है॥२०॥अधिक क्या ? ब्राह्मणलोग जो यज्ञ संपन्न करते है वह उन सब यज्ञोंका भाग भोग करता है, अतएव हम उसके भयसे कातर होकर गिरिदुर्गमे भ्रमण करते है ॥ २१ ॥ हे मधुसूदन ! विधाताके वरदानसे वह दुर्ज्जय है, इसलियेही हम उस कार्यको भारी विचार कर आपकी शरणमे आये है ॥ २२ ॥ हे कृष्ण ! आपही दैत्योकी संपूर्ण माया जानते है कारण आपही दानवोका विनाश करते हैं, अत एव इस विपद्से हमको उद्धार करनेमे आपही समर्थ हैं, आपही उसके वधका उपाय विचारिये॥२३॥विधाताने उसको यह वर दिया है कि,

तू पुरुषसे अवध्य होगा, अतएव उस शठको समरमें निहत करसके, ऐसी बलशालिनी स्त्री कौन है ? ॥ २४ ॥ महिष वरदानके बलसे अति दुरात्मा हुआ है. अतएव उमा लक्ष्मी, शची, वा विद्या कौन स्त्री उसको मार सकेगी ? ॥ २५ ॥ अतएव हे भक्तवत्सला ! आपही भुवनके रक्षक हैं इस समय बुद्धिसे भलीभाँति इसकी मृत्युका कारण विचारकर जिससे देवताओका कार्य सिद्ध हो, वही कीजिये ॥ २६ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! विष्णुने इस प्रकार उनके वचन सुनकर हँसते हँसते उनसे कहा, मैंने पहिले संग्राम किया था, किन्तु यह असुर उसमेंभी न मरा ॥ २७ ॥ यदि इस समय देवताओंकी निजनिज शक्तिके अंश और रूपसे कोई वरारोहा रमणी उत्पन्न हो तो वह ललना बलपूर्वक उसका विनाश करै ॥ २८ ॥ हम लोगोंकी शक्तिके अंशसे नारीके निर्मित होनेपर वह

उमामावाशचीविद्याकासमर्थाऽस्यघातने ॥ महिषस्याऽतिदुष्टस्यवरदानबलादपि ॥ २५ ॥ विचिन्त्यबुद्धयायत्सर्वंमरणस्याऽस्यकारणम् ॥ कुरुकार्यंचदेवानांभक्तवत्सलभूधर ॥ २६ ॥ व्यासउवाच ॥ श्रुत्वातद्वचनंविष्णुस्तानुवाचहसन्निव ॥ युद्धंकृतंपुराऽस्माभिस्तथाऽपिनमृतोह्यसौ ॥ २७ ॥ अद्यसर्वसुराणांवैतेजोभीरूपसंपदा ॥ उत्पन्नाचेद्वरारोहासाहन्यात्तंरणेबलात् ॥ २८ ॥ हयारिंवरदत्तंचमायाशतविशारदम् ॥ हंतुंयोग्याभवेन्नारीशक्त्यंशैर्निर्मिताहिनः ॥ २९ ॥ प्रार्थयंतुचतेजोंशान्स्त्रियोऽस्माकंतथापुनः ॥ उत्पन्नैस्तैश्चतेजोंशैस्तेजोराशिर्भवेद्यथा ॥ ३० ॥ आयुधानिवयंदद्मःसर्वेरुद्रपुरोगमाः ॥ तस्यैसर्वाणिदिव्यानित्रिशूलादीनियानिच ॥ ३१ ॥ सर्वाऽऽयुधधरानारीसर्वतेजःसमन्विता ॥ हनिष्यतिदुरात्मानंतंपापंमदगर्वितम् ॥ ३२ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तवतिदेवेशेब्रह्मणोवदनात्ततः ॥ स्वयमेवोद्भौतेजोराशिश्चातीवदुःसहः ॥ ३३ ॥ रक्तवर्णंशुभाकारंपद्मरागमणिप्रभम् ॥ किंचिच्छीतंतथाचोष्णंमरीचिजालमंडितम् ॥ ३४ ॥

शतशत माया विशारद बलदर्पित महिषका संहार करसकेगी ॥ २९ ॥ अतएव तुमलोग अपनी अपनी स्त्रीके संग मिलकर तैजस अंशके निकट प्रार्थना करो कि उत्पन्न हुआ सब तेज मिलकर स्त्रीरूप हो ॥ ३० ॥ तब रुद्रादि देवताओंके त्रिशूल इत्यादि जो सब दिव्य अस्त्र है, हम सब वह सब आयुध उनको देंगे॥ ३१ ॥ इसके उपरान्त वह नारी संपूर्ण तेजःपुंजसे परिपूर्ण होकर संपूर्ण आयुध धारणपूर्वक मदगर्वित दुष्टस्वभाव पापिष्ठ असुरको विनाश करेगी ॥ ३२ ॥ व्यासजी बोले देवेश विष्णुके इस प्रकार कहतेही ब्रह्माजीके मुखमण्डलसे स्वयंही अतिदुःसह तेजोराशि प्रादुर्भूत हुई ॥ ३३ ॥ यह तेज पद्मरागमणिके समान रक्तवर्ण, कुछेक शीतल और उष्ण सुंदर अवयव ( अंग ) युक्त और मरीचिमालासे मण्डित था ॥ ३४ ॥

इसके पीछे फिर शंकरके शरीरसे जो अतिअद्भुत
महाराज ! विपुलविक्रम महात्मा हरि और हरभी उस निकले हुए तेजको देखकर आश्चर्यमें हुए ॥ ३५ ॥ इसके पीछे फिर शंकरके शरीरसे जो अतिअद्भुत
विपुलतेज निकला वह रौप्यवर्ण, भयानक, दुःसह और अत्यन्त कष्टसेभी नहीं देखा जाता था॥ ३६॥ वह पर्वतके शिखरकी समान विशाल और दूसरे तमोगुणकी
समान भयंकर था उसको देखनेसे देवताओंको आश्चर्य और दैत्योंको भय उदय हुआ ॥ ३७॥ इसके उपरान्त नीलवर्ण सत्त्वगुणयुक्त महाद्युति अपर तेजोराशिके
समान विष्णुके शरीरसे निकली ॥ ३८॥ फिर सुरपति वासवके शरीरसे जो दुःसह तेज निकला. वह अतिसुंदर और त्रिगुणमय था, अतएव वह विचित्रवर्ण था॥
॥ ३९॥ कुबेर, यम, अग्नि वरुणके शरीरसे एकवारही महत् तेजःपुञ्ज प्रादुर्भूत हुआ ॥ ४०॥ और अन्यान्य देवताओंके शरीरसे भी अत्यन्त भास्वर ( प्रकाश
निःसृतंहरिणादृष्टंहरेणचमहात्मना ॥ विस्मितौतौमहाराजबभूवतुरुरुक्रमौ ॥ ३५ ॥ शंकरस्यशरीरात्तुनिःसृतंमहदद्भुतम् ॥ रौप्यवर्णमभूत्ती
व्रंदुर्दर्शंदारुणंमहत् ॥ ३६ ॥ भयंकरंचदैत्यानांदेवानांविस्मयप्रदम् ॥ घोररूपंगिरिप्रख्यंतमोगुणमिवाऽपरम् ॥ ३७ ॥ ततोविष्णुशरीरात्तुते
जोराशिमिवाऽपरम् ॥ नीलंतत्त्वगुणोपेतंप्रादुरासमहाद्युति ॥ ३८ ॥ ततश्चेंद्रशरीरात्तुचित्ररूपंदुरासदम् ॥ आविरासीत्सुसंवृत्तंतेजःसर्वगुणा
ऽऽत्मकम् ॥ ३९ ॥ कुबेरयमवह्नीनांशरीरेभ्यःसमंततः ॥ निश्चक्राममहत्तेजोवरुणस्यतथैवच ॥ ४० ॥ अन्येषांचैवदेवानांशरीरेभ्योऽतिभा
स्वरम् ॥ निर्गतंतन्महातेजोराशिरासीन्महोज्ज्वलः ॥ ४१ ॥ तंदृष्ट्वाविस्मिताःसर्वेदेवाविष्णुपुरोगमाः ॥ तेजोराशिंमहादिव्यंहिमाचलमि
वाऽपरम् ॥ ४२ ॥ पश्यतांतत्रदेवानांतेजःपुंजसमुद्भवा ॥ बभूवातिवरानारीसुंदरीविस्मयप्रदा ॥ ४३ ॥ त्रिगुणासामहालक्ष्मीःसर्वदेवशरी
रजा ॥ अष्टादशभुजारम्यात्रिवर्णाविश्वमोहिनी ॥४४॥ श्वेताऽऽननाकृष्णनेत्रासंरक्ताऽधरपल्लवा ॥ ताम्रपाणितलाकांतादिव्यभूषणभूषिता ॥
॥ ४५ ॥ अष्टादशभुजादेवीसहस्रभुजमंडिता ॥ संभूताऽसुरनाशायतेजोराशिसमुद्भवा ॥ ४६ ॥
मान ) तेज निकला. तिसकाल उस महातेजका समूह मिलकर अतिउज्ज्वल होगया ॥ ४१ ॥ दूसरे हिमाचलकी समान वह महान् दिव्यतेजोराशि देखकर विष्णु
इत्यादि सपूर्ण देवतालोग विस्मित हुए ॥ ४२॥ देवता इकटक नेत्रोंसे देख रहे थे, इसी अवसरमें उस तेजःपुंजसे एक अद्वितीय सुंदरी स्त्रीने उत्पन्न होकर उनको
आश्चर्यउत्पादन किया ॥ ४३ ॥ सब देवताओंके शरीरसे जो त्रिगुण रमणीय शक्ति उत्पन्न हुई वह साक्षात् महालक्ष्मी थीं. उन त्रिवर्णधारिणी विश्वमोहिनीके
अठारह बाहु ॥ ४४॥ मुखमण्डल श्वेतवर्ण नयन कृष्णवर्ण अधरपल्लव रक्तवर्ण और हथेली ताम्रवर्णी थीं । उन्होंने दिव्यभूषणोंसे भूषित होकर मनोहर कान्ति
धारण की थी॥ ४५॥ देवी परा शक्तिके हजार बाहु होनेपर भी इस समय वह असुरोंको मारनेके लिये तेजोराशिसे अठारहही भुजायुक्त होकर प्रगट हुई॥ ४६॥

जन्मेजयने कहा हे मुनिसत्तम कृष्ण ! आप सब प्रकार सौभाग्यमें परिपूर्ण और सर्वज्ञ है अतएव आपसे कोई बात छिपी नहीं है इस कारण उनके शरीरकी
उत्पत्तिका विषय विस्तारसहित वर्णन कीजिये ॥ ४७ ॥ हे देव ! सब देवताओंका तेज क्या इकट्ठा हुआ था ? अथवा पृथक् पृथक् था और उसके सब अंग
क्या तेजोमय हुए थे ? ॥ ४८ ॥ मुख नासिका नेत्र इत्यादि सब अंग क्या पृथक् पृथक् तेजके विभागसे वा संपूर्ण तेजके मिलित होनेसे उत्पन्न हुए थे ? ॥
॥ ४९ ॥ शरीर और अंगकी उत्पत्ति विस्तारसहित कहिये और जिस जिस देवताओंके तैजस अंशसे जो जो अंग उत्पन्न हुए थे, यह भी कहिये ॥ ५० ॥
देवताओंने उसके अंगमें जो जो आभरण और आयुध दिया था, आपके मुखकमलसे उस वृत्तान्त सुननेकी अत्यन्त इच्छाहै ॥ ५१ ॥ हे ब्रह्मन् ! मै आपके
मुखकमलसे निकला हुआ महालक्ष्मीका चरित्ररूप सुधामय रसपान करके तृप्तिलाभ नहीं करसक्ता ॥ ५२ ॥ सूतजी बोले सत्यवतीतनय श्रीवेदव्यासजी राजाके

जनमेजयउवाच ॥ कृष्णदेवमहाभागसर्वज्ञमुनिसत्तम ॥ विस्तरंब्रूहितस्यास्त्वंशरीरस्यसमुद्भवम् ॥ ४७ ॥ एकीभूतंचसर्वेषांतेजःकिंवापृथ
क्स्थितम् ॥ अंगानिचैवतस्यास्तुसर्वतेजोमयानिवा ॥ ४८ ॥ भिन्नभागविभागेनजातान्यंगानियानितु ॥ मुखनासाऽक्षिभेदेनसर्वत्रैकभ
वानिच ॥ ४९ ॥ ब्रूहितद्विस्तरंव्यासशरीरांगसमुद्भवम् ॥ बभूवयस्यदेवस्यतेजसोंऽगंयदद्भुतम् ॥ ५० ॥ आयुधाऽऽभरणादीनिदत्ता
नियैर्यथायथा ॥ तत्सर्वंश्रोतुकामोऽस्मित्वन्मुखांबुजनिर्गतम् ॥ ५१ ॥ नहितृप्याम्यहंब्रह्मन्सुधामयरसंपिबन् ॥ चरितंचमहालक्ष्म्या
स्त्वन्मुखांभोजनिःसृतम् ॥ ५२ ॥ सूतउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाराज्ञःसत्यवतीसुतः ॥ उवाचमधुरंवाक्यंप्रीणयन्निवभूपतिम् ॥
॥ ५३ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्महाभागविस्तरेणब्रवीमिते ॥ यथामतिकुरुश्रेष्ठतस्यादेहसमुद्भवम् ॥ ५४ ॥ नब्रह्मानहरिःसाक्षान्नरु
द्रोनचवासवः ॥ याथातथ्येनतद्रूपंवक्तुमीशःकदाचन ॥ ५५ ॥ कथंजानाम्यहंदेव्यायद्रूपंयादृशंयतः ॥वाचारंभणमात्रंतदुत्पन्नेतिब्रवीमियत्॥
॥ ५६ ॥ सानित्यासर्वदैवास्तेदेवकार्यार्थसिद्धये ॥ नानारूपात्वेकरूपाजायतेकार्यगौरवात् ॥ ५७ ॥

यह वचन सुन उनको मधुरवचनोंसे प्रसन्न करके कहने लगे ॥ ५३ ॥ हे कुरुवर ! आप अतिभाग्यवान् है, नहीं तो आपकी इस प्रकार प्रवृत्ति क्यों होती ?
इस कारण अपनी बुद्धिके अनुसार विस्तारपूर्वक उनके देहकी उत्पत्तिका विषय तुमसे कहता हूं सुनो ॥ ५४ ॥ साक्षात् रुद्र, क्या ब्रह्मा, क्या हरि, क्या इन्द्र,
कभी यथायोग्य उनके रूपका वर्णन करनेमे समर्थ नहीं है ॥ ५५ ॥ तुमसे पहिलेही कहा है कि, वचनके आरंभमात्रमे ही वह उत्पन्न हुई इस निमित्त देवीका
रूप वा सादृश्यका विषय किसप्रकार जान सक्ता हूं ॥ ५६ ॥ वह नित्या है अतएव सदाही सत्स्वरूप है, वह एकरूपा होकर भी देवताओंका भारी कार्य सिद्ध
करनेके लिये अनेकरूप धारण करती है ॥ ५७ ॥

स्वभावतः नटका रूप एक होनेपरभी वह जिसप्रकार मनुष्योंका चित्त प्रसन्न करनेके निमित्त अनेक रूपमें दिखाई देता है, इसीप्रकार स्वभावसे एकरूप होकर ॥ ॥ ५८ ॥ यह निर्गुणा देवी अरूपा होकर देवताओंका कार्य संपादन करनेको अपनी लीलासे सत्वादिगुणयुक्त अनेक रूप धारण करती हैं॥ ५९ ॥ कहीं कार्यके अनुसार कहीं कर्मानुसार धातुका अर्थ, और गुणयुक्त मुख्य तथा गौण उनके अनेक नाम होते है ॥ ६० ॥ इस कारण हे नराधिप ! तेजसे जिसप्रकार उनका मनोहररूप प्रगट हुआ था, मैं अपने ज्ञानानुसार आपके निकट उसीका वर्णन करता हूं ॥ ६१ ॥ शंकरके तेजसे उनका विमल श्वेतवर्ण और मनोहर मुखकमल उत्पन्न हुआ था ॥ ६२ ॥ उनके चिकने केश यमके तेजसे उत्पन्न हुए, यह केश जानुपर्य्यन्त लम्बित कुटिलाग्र कृष्णवर्ण और मनोहर थे ॥ ६३ ॥

यथानटोरंगगतोनानारूपोभवत्यसौ ॥ एकरूपस्वभावोऽपिलोकरंजनहेतवे ॥ ५८ ॥ तथैषादेवकार्यार्थमरूपाऽपिस्वलीलया ॥ करोतिबहुरूपाणिनिर्गुणासगुणानिच॥ ५९॥ कार्यकर्माऽनुसारेणनामानिप्रभवंतिहि ॥ धात्वर्थगुणयुक्तानिगौणानिसुबहून्यपि ॥ ६० ॥ तद्बुद्ध्यनुसारेणप्रब्रवीमिनराधिप ॥ यथातेजःसमुद्भूतंरूपंतस्यामनोहरम् ॥ ६१ ॥ शंकरस्यचयत्तेजस्तेनतन्मुखपंकजम् ॥ श्वेतवर्णशुभाकारमजायतमहत्तरम् ॥ ६२ ॥ केशास्तस्यास्तथास्निग्धायाम्येनतेजसाऽभवन् ॥ वक्राऽग्राश्चाऽतिदीर्घाश्वैमेघवर्णामनोहराः ॥ ६३ ॥ नयनत्रितयंतस्याजज्ञेपावकतेजसा ॥ कृष्णंरक्तंतथाश्वेतंवर्णत्रयविभूषितम् ॥ ६४ ॥ वक्रेस्निग्धेकृष्णवर्णेसंध्ययोस्तेजसाभ्रुवौ ॥ जातेदेव्याःसुतेजस्केकामस्यधनुषीवते ॥६५॥ वायोश्चतेजसाशस्तौश्रवणौसंबभूवतुः ॥ नाऽतिदीर्घौनाऽतिह्रस्वौदोलाविवमनोभुवः ॥ ६६ ॥ तिलपुष्पसमाऽऽकारानासिकासुमनोहरा ॥ सजातास्निग्धवर्णावैधनदस्यचतेजसा ॥ ६७ ॥ दंताःशिखरिणःश्लक्ष्णाःकुंदाग्रसदृशाःसमाः ॥ संजाताःसुप्रभाराजन्प्राजापत्येनतेजसा ॥ ६८ ॥

उनके तीनो नेत्र पावकके तेजसे उत्पन्न थे. इन सबके तारा कृष्ण वर्ण, मध्यस्थल श्वेतवर्ण और प्रान्तभाग रक्तवर्णका था ॥ ६४ ॥ देवीकी कृष्णवर्ण दोनो भौंहे दोनो संध्याओंके तेजसे उत्पन्न हुई थीं. ये दोनो भौंहे चिकनी, वक्र और कामकार्मुककी समान तेजस्कर थीं ॥ ६५ ॥ वायुके तेजसे उनके दोनो कान उत्पन्न हुए. बहुत बडे और बहुत छोटेभी नहीं थे. कामदेवके दोला [ तराजूके पल्ले ] की समान अत्यन्त मनोहर थे ॥ ६६ ॥ धनदके तेजसे उनकी नासिका उत्पन्न हुई वह तिलककुसुमकी समान स्निग्धवर्ण और अत्यन्त मनोरम थी ॥ ६७ ॥ हे राजन् ! उनके सब दांत दक्षादिके तेजसे उत्पन्न हुए. वह कुन्दकुसुमकीसमान श्रेणीबद्ध. मसृण ( चिकने ) और द्युतिशाली थे ॥ ६८ ॥

उनके अत्यन्त रक्तवर्ण अधर अरुणके तेजसे और मनोहर ओष्ठ कार्तिकके तेजसे उत्पन्न हुए ॥ ६९ ॥ उनकी अठारह बाहु विष्णुके तेजसे और रक्तवर्ण सब अंगुलिये वसुगणोंके तेजसे उत्पन्न हुईं ॥७०॥उनके उत्तम दोनों स्तन सोमके तेजसे और त्रिवलीयुक्त मध्यस्थल इन्द्रके तेजसे उत्पन्न हुआ॥७१॥उनकी जंघा और दोनो ऊरु वरुणके तेजसे और विपुल नितम्ब पृथ्वीके तेजसे उत्पन्न हुए ॥७२॥ हे राजन् ! इसप्रकार देवताओंके तेजःपुंजसे यह नारी उत्पन्न हुई. उनके सब अंग सुंदर, रूप अनुपम और स्वर अतीव मधुर था ॥ ७३ ॥ अधिक क्या ? उस चारुलोचनाके सभी अवयव मनोहर थे, महिषासुरसे पीडित देवता उस शोभना देवीको देखकर हर्षित हुए ॥७४ ॥ तिस समय विष्णुने देवताओंसे कहा हे देवताओ ! तुम इनको शुभदायक सब आयुध और आभरण प्रदान करो ॥

अधरश्चाऽतिरक्तोस्याःसंजातोरुणतेजसा ॥ उत्तरोष्ठस्तथारम्यःकार्तिकेयस्यतेजसा ॥ ६९ ॥ अष्टादशभुजाकाराबाहवोविष्णुतेजसा ॥ वसू
नांतेजसांगुलयोरक्तवर्णास्तथाऽभवन् ॥ ७० ॥ सौम्येनतेजसाजातंस्तनयोर्युग्ममुत्तमम् ॥ ऐंद्रेणाऽस्यास्तथामध्यंजातंत्रिवलिसंयुतम् ॥
॥७१॥ जंघोरूवरुणस्याऽथतेजसासंबभूवतुः॥नितंबःसतुसंजातोविपुलस्तेजसाभुवः॥७२॥एवंनारीशुभाकारासुरूपासुस्वराभृशम् ॥ समुत्प
न्नातथाराजंस्तेजोराशिसमुद्भवा ॥ ७३ ॥ तांदृष्ट्वासुष्टुसर्वांगींसुदतींचारुलोचनाम् ॥ मुदंप्रापुःसुराःसर्वेंमहिषेणप्रपीडिताः ॥ ७४॥ विष्णुस्त्वा
हसुरान्सर्वान्भूषणान्यायुधानिच ॥ प्रयच्छंतुशुभान्यस्यैदेवाःसर्वाणिसांप्रतम् ॥ ७५ ॥ स्वायुधेभ्यःसमुत्पाद्यतेजोयुक्तानिसत्वराः॥ समर्प
यंतुसर्वेऽद्यदेव्यैनानाऽऽयुधानिवै ॥ ७६ ॥ इतिश्रीदे०म०पंचमस्कंधेदेवीमाहात्म्येस्वरूपोद्भवोनामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ व्यासउवाच ॥ देवा
विष्णुवचःश्रुत्वासर्वेप्रमुदितास्तदा ॥ ददुश्चभूषणान्याऽऽशुवस्त्राणिस्वायुधानिच ॥ १ ॥ क्षीरोदश्चांबरेदिव्येरक्तेसूक्ष्मेतथाऽजरे ॥ निर्मलंचत
थाहारंप्रीतस्तस्यैसुमंडितम् ॥ २ ॥ ददौचूडामणिंदिव्यंसूर्यकोटिसमप्रभम् ॥ कुंडलेचतथाशुभ्रेकटकानिभुजेषुवै ॥ ३ ॥

॥७५॥तुम सब अभी अपने अपने आयुधसे तेजःसंपन्न अनेक आयुध उत्पन्न करके देवीको समर्पण करो॥७६॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कंधे भाषा टीकायामष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ व्यासजी बोले देवता विष्णुके वचन सुन संतुष्ट हो तत्काल भूषण, वस्त्र और अपने अपने आयुध देने लगे ॥ १ ॥ क्षीरोद समुद्रने प्रसन्न होकर उनको सुसज्जित विमल हार और अजर सूक्ष्म रक्तवर्ण दिव्य दो वस्त्र दिये ॥ २ ॥ विश्वकर्माने प्रसन्नचित्त होकर उनको मस्तकमे करोड सूर्यकी समान प्रभाव शाली दिव्य चूडामणि, कर्णमे शुभ्रवर्ण कुंडल हाथमें वलय ( कंकण ) दिये ॥ ३ ॥

केयूर ( बाजूबंद ) और अनेकप्रकारके रत्नसे खचित कङ्कण ॥ ४ ॥ तथा सुंदर पैरोमें शब्दायमान रत्नभूषित विमलकान्ति, सूर्यके समान उज्ज्वल, दो नूपुर दिये॥५॥महार्णवकी समान अगाधबुद्धिशाली उस सुरशिल्पीने उनको रमणीय ग्रीवाभूषण और परमज्योतिर्मय रत्नखचित उत्तम उत्तम सब अंगुलीयक,(अँगूठी) प्रदान किये ॥ ६ ॥ जो कमल किसी समयभी नहीं कुंभलाते, गंधमें भरकर अंध हो भौरे जिसका अनुगमन करते हैं. वरुणने वही कमलमाला और वैजयन्ती माला अर्पण करी ॥ ७ ॥ हिमवानने संतुष्ट होकर उनको नानाविध रत्न और सवारीके लिये कनकवर्ण मनोहर सिंह प्रदान किया ॥ ८ ॥ तिसकाल वह वरारोहा सर्वलक्षणसंपन्ना प्रधाना कल्याणदायिनी कामिनी दिव्यभूषणोसे भूषित होकर सिंहके ऊपर शोभा पाने लगी ॥९॥ उस समय विष्णुने अपने चक्रसे अपर एक

केयूरान्कंकणान्दिव्यान्नानारत्नविराजितान् ॥ ददौतस्यैविश्वकर्माप्रसन्नेंद्रियमानसः ॥ ४ ॥ नूपुरौसुस्वरौकांतौनिर्मलौरत्नभूषितौ ॥ ददौ सूर्यप्रतीकाशौत्वद्यातस्यैसुपादयोः ॥ ५ ॥ तथाग्रैवेयकंरम्यंददौतस्यैमहार्णवः ॥ अंगुलीयकरत्नानितेजोवंतिचसर्वशः ॥ ६ ॥ अम्लानपंकजांमालांगंधाढ्यांभ्रमराऽनुगाम् ॥ तथैववैजयंतींचवरुणःसंप्रयच्छत ॥ ७ ॥ हिमवानथसंतुष्टोरत्नानिविविधानिच ॥ ददौचवाहनं सिंहंकनकाभंमनोहरम् ॥ ८ ॥ भूषणैर्भूषितादिव्यैःसारराजवराशुभा ॥ सिंहारूढावरारोहासर्वलक्षणसंयुता ॥ ९ ॥ विष्णुश्चक्रात्समुत्पाद्यददावस्यैरथांगकम् ॥ सहस्राऽरंसुदीप्तंचदेवाऽरिशिरसांहरम् ॥ १० ॥ स्वत्रिशूलात्समुत्पाद्यशंकरःशूलमुत्तमम् ॥ ददौदेव्यैसुरारीणांकृंतनंभयनाशनम् ॥ ११ ॥ वरुणश्चप्रसन्नात्माददौशंखंसमुज्ज्वलम् ॥ घोषवंतंस्वशंखात्तुसमुत्पाद्यसुमंगलम् ॥ १२ ॥ हुताशनस्तथाशक्तिंशतघ्नीसुमनोजवाम् ॥ प्रायच्छत्तुप्रसन्नात्मातस्यैदैत्यविनाशिनीम् ॥ १३ ॥ इषुधिंबाणपूर्णंचचापंचाद्भुतदर्शनम् ॥ मारुतोदत्तवांस्तस्यैदुराकर्षखरस्वरम् ॥ १४ ॥ स्ववज्राद्वज्रमुत्पाद्यददाविंद्रोऽतिदारुणम् ॥ घंटामैरावतात्तूर्णंसुशब्दांचाऽतिसुंदराम् ॥ १५ ॥ ददौदंडंयमःकामंकालदंडसमुद्भवम् ॥ येनांतंसर्वभूतानामकरोत्कालआगते ॥ १६ ॥

असुरशिरोहर सहस्रार तेजोमय चक्र उत्पन्न करके उनको दिया ॥ १० ॥ शंकरने अपने शूलसे देवताओंका भयनाशक और असुरनाशक एक उत्तम शूल उत्पन्न करके देवीको दिया ॥ ११ ॥ वरुणने प्रसन्नचित्त हो अपने शंखसे मंगलमय घोररव अतिउज्ज्वल शंख उत्पन्न करके उनको दिया ॥ १२ ॥ जो शतघ्नी शक्ति यमके समान अत्यन्त वेगसे दैत्योंका विनाश करती है. हुताशनने प्रसन्नचित्तसे उनको वही शक्ति दी ॥ १३ ॥ जो अति कठिनतासे खेचाजाय और जिसका शब्द अत्यन्त कठोर है. ऐसा अद्भुत दर्शन चाप और बाणपूर्ण तरकस अमरप्रवर मारुतने उनको दिया ॥ १४ ॥ इन्द्रने अपने वज्रसे अतिदारुण वज्र उत्पन्न करके और ऐरावतसे शब्दायमान घंटा लेकर तत्काल उनको दिया ॥ १५ ॥ कालपूर्ण होनेपर जिस दण्डसे सब भूतोंका विनाश करते हैं, यमने उसी कालदंडसे

मनोहर दण्ड उत्पन्न करके उनको दिया ॥ १६ ॥ ब्रह्माजीने हर्षमें भरकर गंगाजलपूर्ण दिव्यकमण्डलु और वरुणने पाश दिया ॥ १७ ॥ हे नराधिप ! कालने खड्ग और चर्म व विश्वकर्माने उनको तीक्ष्ण परशु दिया ॥ १८ ॥ धनपतिने सुवर्णमय सुरापूर्ण पानपात्र और वरुणने दिव्य मनोहर पंकज अर्पण किया ॥१९॥ जिसमे शतशत घंटा लगे हुए और जो देवताओके शत्रुओका विनाश करती है, विश्वकर्माने प्रसन्न होकर वही कौमोदकी गदा ॥२०॥ अभेद्य कवच और अनेक प्रकारके सब अस्त्र उनको दिये. दिवाकरने जगन्माताको अपनी रश्मि प्रदान की ॥ २१ ॥ आयुध और अलंकारोंसे उनको भूषित देखकर देवता विस्मितभावसे उन त्रैलोक्यमोहिनी शिवा देवीका स्तव करने लगे ॥ २२ ॥ देवता बोले हे देवि ! तुम शिवा और कल्याणी हो, तुमको नमस्कार है, तुम्हीं शान्ति और पुष्टि

ब्रह्माकमंडलुंदिव्यंगंगावारिप्रपूरितम् ॥ ददावस्यैमुदायुक्तोवरुणःपाशमेवच ॥ १७ ॥ कालःखड्गंतथाचर्मप्रायच्छत्तुनराधिप ॥ परशुंविश्वकर्माचतीक्ष्णमस्यैददावथ ॥ १८॥ धनदस्तुसुरापूर्णंपानपात्रंसुवर्णजम्॥ पंकजंवरुणश्चादाद्देव्यैदिव्यंमनोहरम् ॥ १९ ॥ गदांकौमोदकींत्वष्टा घंटाशतनिनादिनीम् ॥ अदात्तस्यैप्रसन्नात्मासुरशत्रुविनाशिनीम् ॥ २० ॥ अस्त्राण्यनेकरूपाणितथाऽभेद्यंचदंशनम् ॥ ददौत्वष्टाजगन्मात्रे निजरश्मीन्दिवाकरः ॥ २१ ॥ सायुधांभूषणैर्युक्तांदृष्ट्वातेविस्मयंगताः ॥ तुष्टुवुस्तांसुरादेवींत्रैलोक्यमोहिनींशिवाम् ॥ २२ ॥ देवाऊचुः ॥ नमःशिवायैकल्याण्यैशांत्यैपुष्ट्यैनमोनमः ॥ भगवत्यैनमोदेव्यैरुद्राण्यैसततंनमः ॥ २३ ॥ कालरात्र्यैतथांबायाइंद्राण्यैतेनमोनमः ॥ सिद्ध्यैबुद्ध्यैतथावृद्ध्यैवैष्णव्यैतेनमोनमः ॥ २४ ॥ पृथिव्यांयास्थितापृथ्व्यानज्ञातापृथिवीचया ॥ अंतःस्थितायमयतिवंदेतामीश्वरीं पराम् ॥ २५ ॥ मायायांयास्थिताज्ञातामाययानचतामजाम् ॥ अंतःस्थिताप्रेरयतिप्रेरयित्रींनुमःशिवाम् ॥ २६ ॥

हो, तुमको वारंवार नमस्कार करते है, तुम्हीं देवी भगवती और रुद्राणी हो, हम तुमको सर्वदा नमस्कार करते है ॥ २३ ॥ तुम्हीं कालरात्रि, तुम्हीं इन्द्राणी, तुम्हीं अम्बा हो, तुमको वारंवार प्रणाम करते है, तुम्हीं सिद्धि, तुम बुद्धि, तुम्हीं वृद्धि और तुम्हीं वैष्णवी हो, तुमको हम वारंवार प्रणाम करते है ॥ २४ ॥ जो पृथ्वीके अन्तरमे वास करती हैं, किन्तु तोभी पृथ्वी जिनको नहीं जानसक्ती और पृथ्वीके अन्तर रहकर जो अपना कार्य होनेसे उसको नियमित करती है, उन्हीं पर देवता ईश्वरीकी वंदना करते है ॥ २५ ॥ जो मायामे वास करती है, तोभी माया जिनको नहीं जानती, किन्तु मायाके अन्तरवर्तिनी होकर जो उस अजा [ अजन्मा ] को कार्यमे नियुक्त करती है उन्हीं प्रेरयित्री शिवाको हम नमस्कार करते है ॥ २६ ॥

उस समय उस अद्भुत शब्दको सुनकर पृथ्वी कंपित, पर्वत चंचल और वीर्यवान् अक्षोभ्य समुद्रभी क्षुभित हुआ ॥ ३७ ॥ अधिक क्या उस शब्दसे सब दिशाये पूर्ण और मेरु पर्वतभी चलायमान हुआ, तब दानव उस महत् शब्दको सुनकर अत्यन्त भीत हुए ॥ ३८ ॥ देवताओंने अत्यन्त हर्षित चित्त होकर देवीसे कहा हे देवि ! आपकी जय हो. आप हमारी रक्षा कीजिये । मदगर्वित महिष भी यह शब्द सुनकर कुपित हुआ ॥ ३९ ॥ महिषने शब्द सुन शंकित हो दैत्योसे पूँछा हे दूतो ! तुम शब्द उत्पत्तिका कारण जाननेके लिये शीघ्र जाओ ॥ ४० ॥ कानोंको क्लेशकर यह भयंकर शब्द किसने किया ? देवदानव वा जो कोई शब्द करता हो ॥ ४१ ॥ तुम उस दुरात्माको लेकर मेरे निकट आओ मैं अहंकारसे मत्त गर्जनकारी इस दुराचारीका संहार करूंगा ॥ ४२ ॥ क्षीण आयु उस मंदम

चकंपेवसुधातत्रश्रुत्वातच्छब्दमद्भुतम् ॥ चेलुश्चपर्वताःसर्वेचुक्षोभाऽब्धिश्चवीर्यवान् ॥ ३७ ॥ मेरुश्चचालशब्देनदिशःसर्वाःप्रपूरिताः ॥ भयंजग्मुस्तदाश्रुत्वादानवास्तंस्वनंमहत् ॥ ३८ ॥ जयपाहीतिदेवास्तामूचुःपरमहर्षिताः ॥ महिषोऽपिस्वनंश्रुत्वाचुकोपमदगर्वितः ॥३९॥ किमेतदितितान्दैत्यान्प्रपच्छस्वनशंकितः ॥ गच्छंतुत्वरितादूताज्ञातुंशब्दसमुद्भवम् ॥ ४० ॥ कृतःकेनाऽयमत्युग्रःशब्दःकर्णव्यथाकरः ॥ देवोवादानवोवाऽपियोभवेत्स्वनकारकः ॥४१॥ गृहीत्वातंदुरात्मानंमत्समीपंनयंत्विह ॥ हनिष्यामिदुराचारंगर्जंतंस्मयदुर्मदम् ॥ ४२ ॥ क्षीणायुष्यंमंदमतिंनयामियमसादनम् ॥ पराजिताःसुराःकामंनगर्जंतिभयातुराः ॥ ४३ ॥ नाऽसुराममवश्यास्तेकस्येदंमूढचेष्टितम् ॥ त्वरितामामुपायांतुज्ञात्वाशब्दस्यकारणम् ॥ ४४ ॥ अहंगत्वाहनिष्यामितंपापंवितथश्रमम् ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तास्तेनतेदूतादेवींसर्वांगसुंदरीम् ॥ ४५ ॥ अष्टादशभुजांदिव्यांसर्वाभरणभूषिताम् ॥ सर्वलक्षणसंपन्नांवरायुधधरांशुभाम् ॥ ४६ ॥

तिको नष्ट करूंगा देवता पराजित होकर भयार्त्त हुए हैं इसकारण वह कभी गर्जन नहीं करेंगे ॥ ४३ ॥ और असुर तौ हमारे वशीभूत है अतएव वहभी गर्जना नहीं करसकते तो फिर यह मूढकी समान किसका कार्य है ? तुम अभी शब्दका कारण जानकर मेरे निकट आओ ॥ ४४ ॥ फिर मै जाकर उस वृथा शब्दकारी पापमतिका संहार करूंगा. व्यासजी बोले महिषके यह वचन सुनतेही दूतोने देवीके समीप जाकर देखा कि ॥ ४५ ॥ उनके सब अंग सुंदर, बाहु अठारह, सब अवयव अनेक प्रकारके गहनोसे विभूषित, शरीरमें सर्वसुलक्षण देदीप्यमान और हाथोंमे उत्तम अस्त्र है ॥ ४६ ॥

यह शुभप्रदा मनोरमादेवी हाथमें चषक [ पानपात्र ] लेकर वारंवार मधुपान करती हैं, उन्होंने देवीका इसप्रकार रूप देख भीत हो शंकितचित्तसे तत्काल भाग ॥ ४७ ॥ महिषासुरके समीप जाय शब्दका कारण कहा. दैत्योने कहा हे दैत्येश्वर ! हमने एक प्रौढा अपरिचिता अंगनाको देखा ॥ ४८ ॥ उस देवीके सब अंग गहनोंसे भूषित और रत्नोसे सुसज्जित है. वह नारी मानुषी वा आसुरी नहीं है किन्तु उसका रूप अलौकिक और मनोहरहै ॥ ४९ ॥ वह प्रधाना नारी सिंहके ऊपर चढी अठारह भुजाओंमें आयुध धारण किये गर्जना कर रही है, वह सुरापानमे रत है अतएव वह मदगर्विता बोध होती है ॥ ५० ॥ हमको निश्चय बोध होता है कि, उसका स्वामी नहीं है देवता आकाशमें टिकेहुए हर्षसहित यह कहकर उसका स्तव करते है ॥ ५१ ॥ कि तुम्हारी जय हो, तुम शत्रुका संहार करके हमारी रक्षा करो. हे प्रभो ! वह वरारोहा सुंदरी कौन है ? किसकी पत्नी है ? ॥ ५२ ॥ किसकारण यहां आई है ? और उसकी अभिलाषा क्या है ?

दधतींचपकंहस्तेपिबंतींचमुहुर्मधु ॥ संवीक्ष्यभयभीतास्तेजग्मुस्त्रस्ताःसुशंकिताः ॥ ४७ ॥ सकाशेमहिषस्याऽऽशुतमूचुःस्वनकारणम् ॥ दूता ऊचुः॥देवीदैत्येश्वरप्रौढादृश्यतेकाचिदंगना ॥ ४८ ॥ सर्वांगभूषणानारीसवरत्नोपशोभिता ॥ नमानुषीनाऽसुरीसादिव्यरूपामनोहरा ॥४९॥ सिंहारूढाऽऽयुधधराचाऽष्टादशकरावरा ॥ सानादंकुरुतेनारीलक्ष्यतेमदगर्विता ॥ ५० ॥ सुरापानरताकामंजानीमोनसभर्तृका ॥ अंतरिक्षस्थि तादेवास्तांस्तुवंतिमुदान्विताः ॥ ५१ ॥जयेतिपाहिनश्चेतिजहिशत्रुमितिप्रभो ॥ नजानेकावरारोहाकस्यवासापरिग्रहः ॥५२॥ किमर्थमागता चाऽत्रकिंचिकीर्षतिसुंदरी ॥ द्रष्टुंनैवसमर्थाःस्मस्तत्तेजःपरिधर्षिताः ॥ ५३ ॥ शृंगारवीरहासाढ्यारौद्राद्भुतरसान्विता ॥ दृष्ट्वैवैवंविधांनारीम संभाष्यसमागताः ॥ ५४ ॥ वयंत्वदाज्ञयाराजन्किंकर्तव्यमतःपरम् ॥ महिषउवाच ॥ गच्छवीरमयादिष्टोमंत्रिश्रेष्ठबलान्वितः ॥५५॥ सामा दिभिरुपायैस्त्वंसमानयशुभाऽऽननाम् ॥ नाऽऽयातियदिसानारीत्रिभिःसामादिभिस्त्विह ॥ ५६ ॥ अहत्वातांवरारोहांत्वमानयममांतिकम् ॥ करोमिपट्टमहिषींतांमरालभ्रुवंमुदा ॥ ५७ ॥

यह हम कुछ नहीं जानते शृंगार, वीर, हास्य, रौद्र और अद्भुत रस उसमें देदीप्यमान हैं,अतएव हम उसके तेजप्रभावसे पीडित होकर उसके देखनेमेंभी समर्थ नहीं हुए हे महाराज ! ऐसी नारीको देखतेही हम आपकी आज्ञानुसार बातचीत न करके लौट आये है ॥ ५३ ॥ ५४ ॥ अब क्या करें ? सो आज्ञा दीजिये. महिषने कहा हे मंत्रिश्रेष्ठवीर ! मेरी आज्ञासे तुम सेनासहित जाकर ॥ ५५ ॥ सामादि उपायसे उस चन्द्रवदनाको मेरे निकट लाओ. साम, दान, भेद इन तीन उपायोंसे वह नारी यदि यहां न आवे ॥ ५६ ॥ तो वरारोहाका जिससे जीवन नष्ट न हो, ऐसा दंड देकर उसको मेरे समीप ले आओ मै उस कुटिलकेशी रमणीको हर्षसहित पटरानी करूंगा ॥ ५७ ॥

यदि वह मृगलोचना प्रीतिसहित चली आवे तो जिससे रसभंग न हो, तदनुसार मेरा अभिलषित कार्य करो ॥ ५८ ॥ मै उसके सौन्दर्य संपद्का विषय सुनकर मोहित हुआ हूं. व्यासजी बोले मंत्रिसत्तम महिषके उत्तम वचन सुन ॥ ५९ ॥ हाथी, घोड़े और रथ लेकर शीघ्र अभिलषित स्थानमे गये ॥ मंत्री देवीके समीप उपस्थित हो दूरसे ही ॥ ६० ॥ विनयावनत वचन द्वारा उनसे मधुर वचन कहने लगा. प्रधानने कहा हे मधुरालापे ! तुम कौन हो ? तुम्हारे यहां आनेका क्या कारण है ? ॥ ६१ ॥ हे महाभागे ! मेरे प्रभुने मेरे मुखद्वारा तुमसे यह बात पूॅछी है, वह सब देवता और मनुष्योंसे अवध्य है और सर्वलोकविजयी है ॥६२॥ हे चारुलोचने ! वह बलवान् दैत्येश्वर ब्रह्माके वरदानसे गर्वित हो सदा अपनी इच्छानुसार रूप धारणकरते है ॥ ६३ ॥ हमारे राजा महिषनामक पृथ्वीपतिने

प्रीतियुक्तासमायातियदिसामृगलोचना ॥ रसभंगोयथानस्यात्तथाकुरुममेप्सितम् ॥ ५८ ॥ श्रवणान्मोहितोऽस्म्यद्यतस्यारूपस्यसंपदा ॥ व्यासउवाच ॥ महिषस्यवचःश्रुत्वापेशलंमंत्रिसत्तमः ॥ ५९ ॥ जगामतरसाकामंगजाऽश्वरथसंयुतः ॥ गत्वादूरतरंस्थित्वातामुवाचमनस्विनीम् ॥ ६० ॥ विनयावनतःश्लक्ष्णंमंत्रीमधुरयागिरा ॥ प्रधानउवाच ॥ कासित्वंमधुराऽऽलापेकिमत्राऽऽगमनंकृतम् ॥ ६१ ॥ पृच्छतित्वांमहाभागेमन्मुखेनममप्रभुः ॥ सजेतासर्वदेवानामवध्यस्तुनरैःकिल ॥ ६२ ॥ ब्रह्मणोवरदानेनगर्वितश्चारुलोचने ॥ दैत्येश्वरोऽसौ बलवान्कामरूपधरःसदा ॥ ६३ ॥ श्रुत्वात्वांसमुपायातांचारुवेषांमनोहराम् ॥ द्रष्टुमिच्छतिराजामेमहिषोनामपार्थिवः ॥ ६४ ॥ मानुषं रूपमादायत्वत्समीपंसमेष्यति ॥ यथारुच्येतचार्वंगितथामन्यामहेवयम् ॥ ६५ ॥ तद्गेहिमृगशावाक्षिसमीपंतस्यधीमतः॥ नोचेदिहानयाम्येनंराजानंभक्तितत्परम् ॥ ६६ ॥ तथाकरोमिदेवेशियथातेमनसेप्सितम् ॥ वशगोऽसौतवाऽत्यर्थंरूपसंश्रवणात्तव ॥६७॥ करभोरुवदाऽऽशुत्वं संविधेयंमयातथा ॥६८॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेदेवीमाहात्म्येनवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाप्रहस्यप्रमदोत्तमा ॥ तमुवाचमहाराजमेवंगंभीरयागिरा ॥ १ ॥

तुम्हारे मनोहर रूप और वेषका वृत्तान्त सुनकर तुम्हारे देखनेकी इच्छा की है ॥ ६४ ॥ हे चार्वंगी ! वह मनुष्यरूप धारण करके तुम्हारे समीप आवेगे, अथवा तुम्हारी जैसी इच्छा होगी हम उसीके अनुसार कार्य करेंगे ॥६५॥ अतएव हे मृगलोचने ! उन बुद्धिमान् महाराजके निकट चलो, यदि तुम न चलोगी तो हम भक्तिपरायण राजाको तुम्हारे पास लावेंगे ॥६६॥ हे सुरेश्वरी ! तुम्हारे रूपलावण्यका विषय सुनकर राजा तुम्हारे अत्यन्त वशीभूत हुए है. इस कारण तुम्हारी जैसी इच्छा हो, हम वही करें ॥ ६७ ॥ अतएव हे करभोरु ! तुम्हारी जिसप्रकार इच्छा हो सो कहो हम उसीके अनुसार शीघ्र कार्य करेंगे ॥ ६८ ॥ इति श्रीदेवीभा० महा० पंच० भाषाटीकायां नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! उन प्रमदोत्तमा महामायाने महिषके मंत्रीका इस प्रकार

वचन सुन,कुछेक हँस मेघकी समान गंभीरवचनद्वारा उससे कहा ॥ १ ॥ हे मंत्रिवर!मुझको देवताओंकी जननी जानना चाहिये.मेरा नाम महालक्ष्मी है.मैंही संपूर्ण दैत्योका संहार करती हू ॥२॥ दानवपतिने देवताओको पीडित करके यज्ञभागसे वंचित किया है,इसकारण उन सबने मिलकर महिषासुरका वध करनेके लिये मेरी प्रार्थना की है॥३॥अतएव हे सचिवसत्तम!उसका वध करनेमें उद्यत हो सेना संग न लेकर आज अकेलीही इस स्थानमें आई हूं ॥४॥ हे अनघ ! तुमने जो मेरा सन्मान करके मधुरवचनोंसे आदरपूर्वक स्वागत पूंछा,इससे मैं संतुष्ट हुई हूं ॥ ५ ॥ यदि तुम ऐसा व्यवहार न करते तो कालाग्निकी समान दृष्टिसे तुमको निःसंदेह भस्म कर देती.हे मंत्रिन्!मीठी वात किसको प्रीतिकर नहीं होती ? ॥६ ॥ तुम महिषके निकट जाकर मैने जो कहा है,वह सब वचन उससे कहो कि, रे पापी!यदि तुझे जीवनकी इच्छा है तो इस समय रसातलमे चला जा ॥ ७ ॥ इसके अन्यथा करनेसे उस अपराधी दुष्टको समरांगणमें संहार करूंगी अधिक क्या ? मेरे

देव्युवाच ॥ मन्त्रिवर्यसुराणां वैजननींविद्धिमांकिल ॥ महालक्ष्मीमितिख्यातांसर्वदैत्यनिषूदिनीम् ॥ २ ॥ प्रार्थिताऽहंसुरैःसर्वैर्महिषस्यवधायच ॥ पीडितैर्दानवेन्द्रेणयज्ञभागबहिष्कृतैः ॥ ३ ॥ तस्मादिहाऽऽगताऽस्म्यद्यतद्वधार्थंकृतोद्यमा ॥ एकाकिनीनसैन्येनसंयुतामंत्रिसत्तम ॥ ४ ॥ यत्त्वयाऽहंसामपूर्वंकृत्वास्वागतमादरात् ॥ उक्तामधुरयावाचातेनतुष्टाऽस्मितेऽनघ ॥ ५ ॥ नोचेद्धन्मिदृशात्वांवैकालाग्निसमयाकिल ॥ कस्यप्रीतिकरंनस्यान्माधुर्यवचनंखलु ॥ ६ ॥ गच्छतंमहिषंपापवदमद्वचनादिदम् ॥ गच्छपातालमधुनाजीवितेच्छायदस्तिते ॥७॥ नोचेत्कृताऽऽगसंदुष्टंहनिष्यामिरणांगणे ॥ मद्बाणक्षुण्णदेहस्त्वंगंतासियमसादनम् ॥ ८ ॥ दयालुत्वंममेदंत्वंविदित्वागच्छसत्वरम् ॥ हतेत्वयिसुरामूढस्वर्गंप्राप्स्यंतिसत्वरम् ॥ ९ ॥ तस्माद्गच्छस्वत्यक्त्वैकोमेदिनींचससागराम् ॥ पातालंतरसामंदयावद्बाणानमेऽपतन् ॥ १० ॥ युद्धेच्छाचेन्मनसितेतर्ह्येहित्वरितोऽसुर ॥ वीरैर्महाबलैःसर्वैर्नयामियमसादनम् ॥ ११ ॥ युगेयुगेमहामूढहतास्त्वत्सदृशाःकिल ॥ असंख्यातास्तथात्वांवैहनिष्यामिरणांगणे ॥ १२ ॥ साफल्यंकुरुशस्त्राणांधारणेतुश्रमोऽन्यथा ॥ तद्युद्धचस्वमयासार्धंसमरेस्मरपीडितः ॥ १३ ॥ मागर्वंकुरुदुष्टात्मन्यन्मेऽस्तिब्रह्मणोवरः ॥ स्त्रीवध्यत्वेत्वयामूढपीडिताःसुरसत्तमाः ॥ १४ ॥

शरजालसे छिन्न भिन्न कलेवर हो शमनसदनमे जाना होगा॥८॥रे मूढ !मै तुझपर दया प्रकाश करकेही कहती हूं,तू यह जानकर शीघ्र पातालमे चला जा और देवता अभी स्वर्गका राज्यग्रहण करै॥९॥रे मन्द !जबतक मेरे बाण पतित न हो,उससे पहिलेही तू एकाकी सप्तसागरभूमण्डल छोडकर शीघ्र पातालमे प्रवेश कर ॥१०॥हे असुरवर !यदि तेरे मनमें युद्धकी इच्छा हो तो महाबलवान् वीरोंके सहित शीघ्र आ. मैं सबकोही शमनसदनमे प्रेरण करनेको प्रस्तुत हूं ॥ ११ ॥ हे महामूढ ! तेरी समान असंख्य असुरोंको जिसप्रकार युगयुगमे निहत किया है. इसीप्रकार तुमको भी समरमें निहत करूंगी ॥ १२ ॥ हे कामार्त्त ! तू मेरे साथ संग्राममे प्रवृत्त होकर मेरे शस्त्रधारणके श्रमको सफल कर नहीं तो वह निष्फल होगा ॥ १३ ॥ रे मूढ ! तैने स्त्रीवध्य होनेसे पूज्यतम देवताओको पीडित

किया है. किन्तु रे दुष्टात्मन्! तू स्त्रीवध्य होनेसे ब्रह्माके इस वरका गर्व मत कर॥ १४॥ विधाताका वचन पालन करना चाहिये. यह विचारकर मैं अतुलनीय स्त्रीरूपधारणकर पापिष्ठ होनेसे तुझको मारनेके लिये यहां आई हूं॥ १५॥ रे मूढ! यदि तू जीवनकी इच्छा करता है तो स्वर्गका राज्य छोड़ पन्नगोंसे युक्त पाताल वा जहां तेरी इच्छा हो वहां चला जा ॥ १६॥ व्यासजी बोले कि देवीके इसप्रकार वचन सुनकर उस बलयुक्त सचिवप्रवरने हेतुयुक्त वचनसे उत्तर दिया॥ १७॥ हे देवी! तुम मदगर्वित होकर ऐसे वचन कहती हो तुम स्त्री हो और दैत्यपति वीर है, अतएव तुम दोनोंका युद्ध किसप्रकार होगा? यह मुझको अत्यन्त असंभव बोध होताहै १८॥ तुम कोमलांगी नवयौवना और बाला हो, विशेष करके अकेली हो और महिष महाकाय है सुतरां तुम्हारा समर असंभव है॥ १९॥ विशेष कर उनके हाथी घोडे,

कर्तव्यंवचनंधातुस्तेनाऽहंत्वामुपागता ॥ स्त्रीरूपमतुलंकृत्वासत्यंहंतुंकृताऽऽगसम् ॥ १५॥ यथेच्छंगच्छवामूढपातालंपन्नगाऽऽवृतम्॥ हित्वाभूसुरसद्माऽद्यजीवितेच्छायदस्तिते॥ १६॥ व्यासउवाच॥ इत्युक्तःसततोदेव्यामंत्रिश्रेष्ठोबलान्वितः॥ प्रत्युवाचनिशम्याऽसौवचनंहेतुगर्भितम्॥ १७॥ देविस्त्रीसदृशंवाक्यंब्रूषेत्वंमदगर्विता ॥ काऽसौक्वत्वंकथंयुद्धमसंभाव्यमिदंकिल ॥ १८॥ एकाकिनीपुनर्बालाप्रारब्धयौवनामृदुः॥ महिषोऽसौमहाकायोदुर्विभाव्यंहिसंगतम् ॥ १९॥ सैन्यंबहुविधंतस्यहस्त्यश्वरथसंकुलम् ॥ पदातिगणसंविद्धंनानाऽऽयुधविराजितम् ॥ २०॥ कःश्रमःकरिराजस्यमालतीपुष्पमर्दने ॥ मारणेतववामोरुमहिषस्यतथारणे ॥ २१ ॥ यदित्वांपरुषंवाक्यंब्रवीमिस्वल्पमप्यहम् ॥ शृंगारेतद्विरुद्धंहिरसभंगाद्बिभेम्यहम् ॥ २२ ॥ राजाऽस्माकंसुरारिपुर्वर्ततेत्वयिभक्तिमान् ॥ साममेवमयावाच्यंदानयुक्तंतथावचः ॥ २३ ॥ नोचेद्धन्म्यहमद्यैवबाणेनत्वांमृषावदाम् ॥ मिथ्याऽभिमानचतुरांरूपयौवनगर्विताम् ॥ २४ ॥ स्वामीमेमोहितःश्रुत्वारूपंतेभुवनातिगम् ॥ तत्प्रियार्थंप्रियंकामंवक्तव्यंत्वयियन्मया ॥ २५ ॥

रथ और पैदल इत्यादि विविध आयुधधारी असंख्य सैन्य है ॥ २० ॥ अतएव हे वामोरु ! गजराजको जिसप्रकार मालतीपुष्प मर्दन करनेमें कुछ क्लेश नहीं होता इसीप्रकार तुमको समरमें विनाश करनेमे उनको किंचित्मात्रभी श्रम नहीं होगा ॥ २१ ॥ किन्तु यदि कुछभी तुमसे परुष वचन कहूं, तो यह शृंगाररसके विरुद्ध होगा, इसकारण रसभंगके भयसे कोई कठोर वचन कहनेमें समर्थ नहीं हूं ॥ २२ ॥ यद्यपि हमारे राजा देवताओंके शत्रु है, किन्तु तोभी तुम्हा अत्यन्त भक्त हुए है अतएव साम वा दानयुक्तही वचन कहना चाहिये ॥ २३ ॥ ऐसा न होकर तुम जिसप्रकार वृथा अभिमान और रूपयौवनका गर्व तथा चतुरताप्रकाश करके मिथ्या वचन कहती हो इसकारण मैं बाणोंसे अभी तुमको निहत करता ॥ २४ ॥ किन्तु तुम्हारा भुवनातीत रूप सुनकर हमारे प्रभु

मोहित हुए हैं. सुतरां उनकी प्रियकामनासे तुमको यथेष्ट प्रिय वचन कहनाही हमको उचित है ॥ २५ ॥ हे विशालनयने । राज्य और समस्त धनही तुम्हारा है अधिक क्या महिषभी तुम्हारा दास होगा इसकारण अपना मरणदायक क्रोध त्यागकर उनके प्रति सद्भाव स्थापन करो ॥ २६ ॥ हे शुचिस्मिते । मैं तुम्हारे चरणोंमें गिरताहूं तुम अभी जाकर महाराजकी पटरानी होओ ॥ २७ ॥ हे भामिनि ! तुम्हारे महिषकी पत्नी होनेपर त्रैलोक्यके संपूर्ण विमल विभव और संसारजनित असीम सुख यहां सभी प्राप्त होंगे इसमें सन्देह नहीं है ॥ २८ ॥ देवीने कहा हे सचिव ! तुम्हारे वाक्चातुर्यका विषय विचारकर शास्त्रदृष्ट पथानुसार तुमसे सारगर्भ उत्तम वचनही कहती हूं. सुनो ॥ २९ ॥ सम्प्रति तुम्हारे वचनानुसार मैंने बुद्धिसे विचारकर जाना कि, तुम महिषके प्रधान कर्मचारी पुरुष हो. अतएव तुम्हारा स्वभाव और बुद्धि पशुकी समान है ॥ ३० ॥ जिसके मंत्री तुम्हारे समान हैं वह किसप्रकार बुद्धिमान् होगा ? तुम दोनोका इसप्रकार सदृश योग निस्संदेह विधाताने किया है ॥ ३१ ॥ रे मूढ ! तैने जो मुझको स्त्रीस्वभाव कहा. यह क्या विचार कर देखा है ? यद्यपि मैं वास्तवमे पुरुष नहीं हूं किन्तु वह परमपुरुषस्वभावा केवल स्त्रीवेष धारिणीमात्र हूं ॥ ३२ ॥ तेरे प्रभुने पूर्वमें ब्रह्माजीके निकट स्त्रीसे मरनेकी प्रार्थना की है. इसकारण मैं विचारती हूं कि, वह अत्यन्त मूर्ख और वीररसका अनभिज्ञ है ॥ ३३ ॥ क्योंकि स्त्रीके हाथसे मरण वीरको क्लेशदायक और क्लीबको संतोषजनक है, देखो तुम्हारे प्रभु महिषने आत्मबुद्धिके अनुसार कामिनीके हाथसे मरनेकी प्रार्थना की है ॥ ३४ ॥ इसलियेही मैं स्त्रीरूप धारण करके कार्यसाधनके निमित्त आई हूं अतएव शास्त्रविरोधी तुम्हारे वचनोंसे मैं क्यों भय करूं ? ॥ ३५ ॥

राज्यंतवधनंसर्वंदासस्तेमहिषःकिल ॥ कुरुभावंविशालाक्षित्यक्त्वारोषंमृतिप्रदम् ॥ २६ ॥ पतामिपादयोस्तेऽहंभक्तिभावेनभामिनि ॥ पट्टराज्ञीमहाराज्ञोभवशीघ्रंशुचिस्मिते ॥ २७ ॥ त्रैलोक्यविभवंसर्वंप्राप्स्यसित्वमनाविलम् ॥ सुखंसंसारजंसर्वंमहिषस्यपरिग्रहात् ॥ २८ ॥ देव्युवाच ॥ शृणुसाचिववक्ष्यामिवाक्यानांसारमुत्तमम् ॥ शास्त्रदृष्टेनमार्गेणचातुर्यमनुचिंत्यच ॥ २९ ॥ महिषस्यप्रधानस्त्वंमयाज्ञातंधिया किल ॥ पशुबुद्धिस्वभावोऽसिवचनात्तवसांप्रतम् ॥ ३० ॥ मंत्रिणस्त्वादृशायस्यसकथंबुद्धिमान्भवेत् ॥ उभयोःसदृशोयोगःकृतोयंविधिना किल ॥ ३१ ॥ यदुक्तंस्त्रीस्वभावाऽसितद्विचारयमूढकिम् ॥ पुमान्नाऽहंतत्स्वभावाऽभवंस्त्रीवेषधारिणी ॥ ३२ ॥ याचितंमरणंपूर्वंस्त्रियात्व त्प्रभुणायथा ॥ तस्मान्मन्येऽतिमूर्खोऽसौनवीररसवित्तमः ॥ ३३ ॥ कामिन्यामरणंक्लीबरतिदंशूरदुःखदम् ॥ प्रार्थितंप्रभुणातेनमहिषेणाऽऽ त्मबुद्धिना ॥ ३४ ॥ तस्मात्स्त्रीरूपमाधायकार्यकर्तुमुपागता ॥ कथंबिभेमित्वद्वाक्यैर्धर्मशास्त्रविरोधकैः ॥ ३५ ॥

जब दैव प्रतिकूल होता है तिस समय तृणभी कुलिशके समान होता है और विधाताके अनुकूल होनेपर वह वज्रभी फिर रुईकी समान कोमल होजाता है ॥ ३६ ॥ विपुलसैन्य आयुध अथवा अतिविस्तृत दृढदुर्गकाही आश्रय करनेसे क्या होसक्ता है मरण जिसका समीपवर्त्ती है उसका सैन्यसे क्या फलोदय होगा ? ॥ ३७ ॥ कालयोगसे जब इस जीवका देहसम्बन्ध होता है तिसी समय सुख दुःख और मृत्यु यह सब लिखी जाती हैं ॥ ३८ ॥ जिसकी जिसप्रकार मृत्यु दैवने निर्दिष्ट की है उसकी उसीप्रकार मृत्यु होगी इससे अन्यथा कभी न होगा, यही स्थिर निश्चय जानना चाहिये ॥ ३९ ॥ ब्रह्मादि देवताओंका जिसप्रकार यथासमयमें नाश और उत्पत्ति विहित हुई है तुम्हाराभी अवश्य उसी प्रकार होगा, अन्यके विचारसे प्रयोजन क्या है?॥ ४० ॥ जो मृत्युधर्मके एकान्तवशवर्ती है उनके वरदानसे दर्पित होकर जो मनमें विचारे कि " मै नहीं मरूंगा " वह मूढ और अत्यन्त मन्दबुद्धि है ॥ ४१ ॥ इसकारण तुम अभी नृपके समीप

विपरीतंयदादैवंतृणंवज्रसमंभवेत् ॥ विधिश्चेत्सुमुखःकामंकुलिशंतूलवत्तदा ॥ ३६ ॥ किंसैन्यैरायुधैःकिंवाप्रपंचैर्दुर्गसेवनैः ॥ मरणंसांप्रतंयस्यतस्यसैन्यैस्तुकिंफलम् ॥ ३७ ॥ यदाऽयंदेहसंबंधोजीवस्यकालयोगतः ॥ तदैवलिखितंसर्वंसुखंदुःखंतथामृतिः ॥ ३८ ॥ यस्ययेनप्रकारेणमरणंदैवनिर्मितम् ॥ तस्यतेनैवजायेतनाऽन्यथेतिविनिश्चयः ॥ ३९ ॥ ब्रह्मादीनांयथाकालेनाशोत्पत्तीविनिर्मिते ॥ तथैवभवतःकामंकिमन्येषांविचार्यते ॥ ४० ॥ येमृत्युधर्मिणस्तेषांवरदानेनदर्पिताः ॥ मरिष्यामोनमन्यंतेतेमूढामंदचेतसः ॥ ४१ ॥ तस्माद्गच्छनृपंब्रूहिवचनंममसत्वरम् ॥ यदाऽऽज्ञापयतेभूपस्तत्कर्तव्यंत्वयाकिल॥४२॥मघवास्वर्गमाप्नोतिदेवाःसंतुहविर्भुजः॥ यूयंप्रयातपातालंयदिजीवितुमिच्छथ ॥ ४३ ॥ अन्यथाचेन्मतिर्मंदमहिषस्यदुरात्मनः ॥ तद्युध्यस्वमयासार्धंमरणायकृताऽऽदरः ॥४४॥ मन्यसेसंगरेभग्नादेवाविष्णुपुरोगमाः ॥ दैवंहिकारणंतत्रवरदानंप्रजापतेः ॥४५॥ व्यासउवाच ॥ इतिदेव्यावचःश्रुत्वाचिंतयामासदानवः॥ किंकर्तव्यंमयायुद्धंगंतव्यंवानृपंप्रति ॥४६॥ विवाहार्थमिहाऽऽज्ञप्तोराज्ञाकामाऽऽतुरेणवै ॥ तत्कथंविरसंकृत्वागच्छेयंनृपसन्निधौ ॥ ४७ ॥

जाकर मेरे वचन कहो, फिर भूपति जो आज्ञा दें तुम वह अवश्य पालन करो ॥ ४२ ॥ यदि जीवन रखनेकी इच्छा हो तो पातालपुरमें प्रवेश करो और इन्द्र स्वर्गराज्य व देवता यज्ञीय हविर्लाभ करें ॥ ४३ ॥ यदि दुरात्मा महिषकी अन्यथा मति हो तो मरनेके निमित्त उत्सुक होकर मेरे संग संग्राम करे ॥ ४४॥ यदि मनमें जानते हो कि, विष्णु इत्यादि देवता समर छोडकर भाग गये है. इसमें तुम्हारा किंचिन्मात्रही पुरुषार्थ नहीं है केवल प्रजापतिका वरदान और दैव उसका कारण है ॥ ४५ ॥ व्यासजी बोले देवीके इसप्रकार वचन सुनकर दानव चिन्ता करने लगा कि, मुझको क्या युद्ध करना उचित है ? वा महिषके निकट हो जाना चाहिये ॥ ४६ ॥ राजाने कामातुर होकर विवाहके निमित्त मुझको इस कार्यमें नियुक्त किया है. वह कार्य रसहीन करके मैं किसप्रकार राजाके

समीप जाऊं ? ॥ ४७ ॥ इस समय युद्ध न करके राजाके निकट जानाही उचित है. अतएव जिसप्रकार आया हूं उसीप्रकार शीघ्र जाकर राजासे सब वृत्तान्त निवेदन
करूं ॥ ४८ ॥ राजा अद्वितीय बुद्धिमान् और विशेषकरके हमारे प्रभु है इसकारण वह चतुर मंत्रियोंके संग विचार करके इस विषयमे जो उचित होगा वही करेंगे
॥ ४९ ॥ अतएव इसके संग सहसा संग्राम करना मुझको उचित नहीं है. क्योंकि जय वा पराजय दोनों बातेही राजाके अप्रिय होंगी ॥ ५० ॥ यदि यह सुंदरी
मुझको मारडाले अथवा मैं ही इसको निहत करूं तो जिसकिसी प्रकार हो राजा अवश्यही मेरे ऊपर कुपित होंगे ॥ ५१ ॥ अतएव देवीने इस समय जो कहा मैं
वहां जाकर राजासे वह कहूं फिर उनकी जो रुचि हो सो करैं ॥ ५२ ॥ व्यासजी बोले वह बुद्धिमान् मंत्रीका पुत्र इसप्रकार विचार करके राजाके समीप गया
फिर प्रणामपूर्वक हाथ जोड़कर उनसे कहने लगा ॥ ५३ ॥ हे राजन् ! वह वरारोहा भुवनमोहिनी मनोरमा देवी अठारहभुजाओंमें उत्तम आयुध धारण करके

इयंबुद्धिःसमीचीनायद्व्रजामिकलिंविना॥यथाऽऽगतंतथाशीघ्रंराज्ञेसंवेदयाम्यहम् ॥ ४८ ॥ सप्रमाणंपुनःकार्येराजामतिमतांवरः ॥ करिष्यति
विचार्यैवसचिवैर्निपुणैःसह ॥ ४९ ॥ सहसानमयायुद्धंकर्तव्यमनयासह ॥ जयेपराजयेऽवापिभूपतेरप्रियंभवेत् ॥ ५० ॥ यदिमांसुंदरीहन्या
दहंवाहन्मितांपुनः ॥ येनकेनाऽप्युपायेनसकुप्येत्पार्थिवःकिल ॥ ५१ ॥ तस्मात्तत्रैवगत्वाऽहंबोधयिष्यामितंनृपम् ॥ यथाऽद्याऽभिहितंदेव्या
यथारुचिकरोतुसः ॥ ५२ ॥ व्यासउवाच ॥ इतिसंचिंत्यमेधावीजगामनृपसन्निधौ ॥ प्रणम्यतमुवाचेदंकृतांजलिरमात्यजः ॥ ५३ ॥ मंत्र्युवाच ॥
राजन्देवीवरारोहासिंहस्योपरिसंस्थिता ॥ अष्टादशभुजारम्यावराऽऽयुधधरापरा ॥ ५४ ॥ सामयोक्तामहाराजमहिषंभजभामिनि ॥ महिषी
भवराज्ञस्त्वंत्रैलोक्याऽधिपतेःप्रिया ॥ ५५ ॥ पट्टराज्ञीत्वमेवाऽस्यभवितानाऽत्रसंशयः ॥ सतवाऽऽज्ञाकरोजातोवशवर्तीभविष्यति ॥ ५६ ॥
त्रैलोक्यविभवंभुक्त्वाचिरकालंवरानने ॥ महिषंपतिमासाद्ययोषितांसुभगाभव ॥ ५७ ॥ इतिमद्वचनंश्रुत्वासास्मयावेशमोहिता ॥ मामुवाच
विशालाक्षीस्मितपूर्वमिदंवचः ॥ ५८ ॥ महिषीगर्भसंभूतंपशूनामधमंकिल ॥ बलिंदास्याम्यहंदेव्यैसुराणांहितकाम्यया ॥ ५९ ॥ कामूढाका
मिनीलोकेमहिषंवैपतिंभजेत् ॥ मादृशीमंदबुद्धेकिंपशुभावंभजेदिह ॥ ६० ॥

सिंहके ऊपर चढीहुई है ॥ ५४ ॥ हे महाराज ! "हे भामिनी ! तुम महिषासुरसे प्रीति करो तो त्रैलोक्याधिपति राजाकी प्रियतमा महिषी होगी ॥ ५५ ॥ तुम्हीं
उनकी पटरानी होगी इसमें संदेह नहीं. वह तुम्हारे वशवर्ती आज्ञाकर दास होकर जीवन व्यतीत करेंगे ॥ ५६ ॥ हे वरानने ! महिषको पति करनेसे तीनो लोकके
संपूर्ण विभव भोगकर तुम स्त्रियोंमें सौभाग्यवती होगी" ॥ ५७ ॥ मेरे इसप्रकार वचनसुनकरभी अहंकारसे मोहित हो उस विशालाक्षीने कुछेक हँसते हँसते मुझसे कहा
कि ॥ ५८ ॥ वह महिषीके गर्भसे उत्पन्न और पशुओंमे अधम है, इस कारण मैं देवताओंके हितकी कामनासे उसको देवीके सन्मुख बलिदान दूंगी ॥ ५९ ॥ इस
लोकमें ऐसी मन्दबुद्धि स्त्री कौन है जो महिषको पतिरूपसे वरण करेगी ? रे मन्दबुद्धे ! मेरी समान स्त्री क्या पशुभावकी अभिलाषा करती है ? ॥ ६० ॥

महिषी शृंगसंयुक्त है, अतएव वह शृंगारमदसे प्रमत्त होकर अव्यक्त शब्द करते करते सशृंग महिषको पति कर सक्ती है, किन्तु मैं उसकी समान वा मूढस्वभाव नहीं हूं जो उसको पति करूं ॥ ६१ ॥ रे दुष्ट ! समरांगणमें युद्ध करके उस देवताओंके अप्रियकारी असुरका संहार करूंगी, यदि उसको जीवनकी इच्छा हो तो पातालमें भाग जाय ॥ ६२ ॥ हे राजन् ! उसने मत्त होकर इसप्रकार कर्कशवचन कहे, मैं उनको सुनकर प्रतीकारका विचार करते करते आपके पास आया हूं ॥ ६३ ॥ हे महाराज ! रसभंग होनेकी आशंकासे मैंने युद्ध नहीं किया. विशेष कर आपकी आज्ञाके विना अत्यंत निरर्थक उत्साह किसप्रकार करता ? ॥ ॥ ६४ ॥ हे महीपाल ! वह भामिनी अपने बलके मदसे अत्यन्त उन्मत्त हो रही है, जाना नहीं जाता कि क्या होनहार है ? वा जो होनहार है सो अवश्यही होगा ॥ ६५ ॥ इस विषयमें आपही एकमात्र प्रभु हैं अतएव आप जो कहैं हम वही करें, किन्तु इसकी मंत्रणा अत्यन्त कठिन है सुतरां युद्ध करना अच्छा वा

महिषीमहिषंनाथंसशृंगाशृंगसंयुतम् ॥ कुरुतेक्रंदमानावैनाऽहंतत्सदृशीशठा ॥ ६१ ॥ करिष्येऽहंमृधेयुद्धंहनिष्येत्वांसुराऽप्रियम् ॥ गच्छवादुष्टपातालंजीवितेच्छायदस्तिते ॥ ६२ ॥ परुषंतुतयावाक्यमित्युक्तंनृपमत्तया ॥ तच्छ्रुत्वाऽहंसमायातःप्रतिचिंत्यपुनःपुनः ॥ ॥ ६३ ॥ रसभंगंविचिंत्यैवनयुद्धंतुमयाकृतम् ॥ आज्ञांविनातवात्यंतंकथंकुर्यांवृथोद्यमम् ॥ ६४ ॥ साऽतीवचबलोन्मत्तावर्ततेभूपभामिनी ॥ भवितव्यंनजानामिकिंवाभाविभविष्यति ॥ ६५ ॥ कार्येऽस्मिंस्त्वंप्रमाणंनोमंत्रोऽतीवदुरासदः ॥ युद्धंपलायनंश्रेयोनजानेऽहंविनिश्चयम् ॥ ६६ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहा०पञ्चमस्कन्धेदशमोऽध्यायः ॥१०॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वामहिषोमदविह्वलः ॥ मंत्रिवृद्धान्समाहूयराजावचनमब्रवीत् ॥ १ ॥ राजोवाच ॥ मंत्रिणःकिंचकर्तव्यंविश्रब्धंब्रूतमाचिरम् ॥ आगतादेवविहितामायेयंशांबरीवकिम् ॥ २ ॥ कार्येऽस्मिन्निपुणायूयमुपायेषुविचक्षणाः ॥ सामादिषुचकर्तव्यःकोऽत्रमद्यंब्रुवंतुच ॥ ३ ॥

भागना अच्छा इसका मैं कुछ निश्चय नहीं करसक्ता ॥ ६६ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे पंचमस्कंधे भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ ॥ व्यासजी बोले कि, मदमोहित राजा महिषासुरने दूतके इसप्रकार वचनसुन वृद्धे मंत्रियोंको बुलाकर कहा ॥ १ ॥ हे मंत्रियो ! इस समय मुझको क्या करना चाहिये ? आप उसको निश्चय करके शीघ्र कहिये. क्या यह देवी शम्बरासुरकी मायाके समान देवताओंसे विरचित होकर यहां आई है ? ॥ २ ॥ आपलोग सामादि चारो प्रकारके उपाय प्रयोग करनेमें विचक्षण हैं और उपस्थित मंत्रणा कार्यमें भी निपुण हैं, अतएव इस समय साम, दान, भेद और दंड इन चार उपायोंमें किस उपायका अवलम्बन करना चाहिये ? यह मुझसे कहो ॥ ३ ॥

मंत्री बोले हे नृपसत्तम ! सदा सत्य और प्रियवचन कहना चाहिये, उसमें जो हितकारी है पण्डितलोग विचार करके उसीको स्वीकार करें ॥ ४ ॥ हे राजन्! इसलोकमें औषधी जिसप्रकार मनुष्योंको अप्रिय होनेपर भी रोगविनाश करती है। इसीप्रकार सत्यवचन अप्रिय होनेपर भी हितकर है, किन्तु केवल प्रियवचन अहितकर होता है ॥५॥ हे पृथ्वीपते ! जो सत्यवचनको सुनते है और जो अनुमोदन करते हैं. ये दोनों प्रकारके पुरुषही दुर्लभ है,और सत्यवक्ता पुरुष भी अत्यन्त दुर्लभ है. क्योकि लोकमे चाटुवादीही ( मीठी बातोंवाले ) अधिक दिखाई देते है ॥ ६ ॥ हे नरनाथ ! शुभ वा अशुभ क्या है ? इस त्रैलोक्यमे उसको कौन जानता है? इस दुरूह ( कठिन ) विचारके विषयका निर्णय हम किसप्रकारसे कहैं? ॥७॥ राजाने कहा—आपलोग अपनी बुद्धिके अनुसार जिसका जो अभिप्राय हो वह पृथक्

मन्त्रिणऊचुः॥सत्यंसदैववक्तव्यंप्रियंचनृपसत्तम ॥ कार्यंहितकरंनूनंविचार्यविबुधैःकिल ॥ ४ ॥ सत्यंचहितकृद्राजन्प्रियंचाऽहितकृद्भवेत् ॥ यथौषधंनृणांलोकेह्यप्रियंरोगनाशनम् ॥ ५ ॥ सत्यस्यश्रोतामंताचदुर्लभःपृथिवीपते ॥ वक्तापिदुर्लभःकामंबहवश्चाटुभाषकाः ॥ ६ ॥ कथंब्रूमोऽत्रनृपतेविचारेगहनेत्विह ॥ शुभंवाऽप्यशुभंवाऽपिकोवेत्तिभुवनत्रये॥७॥ राजोवाच ॥ स्वस्वमत्यनुसारेणब्रुवंत्वद्यपृथक्पृथक् ॥येषां हियादृशोभावस्तच्छ्रुत्वाचिंतयाम्यहम्॥८॥ बहूनांमतमाज्ञायविचार्यचपुनःपुनः॥यच्छ्रेयस्तद्धिकर्तव्यंकार्यंकार्यविचक्षणैः॥९॥व्यासउवाच॥ तस्यैवंवचनंश्रुत्वाविरूपाक्षोमहाबलः ॥ उवाचतरसावाक्यंरंजयन्पृथिवीपतिम् ॥ १० ॥ विरूपाक्षउवाच ॥ राजन्नारीवराकीयंसात्रतेमद गर्विता ॥ विभीषिकामात्रमिदंज्ञातव्यंवचनंत्वया ॥११॥कोबिभेतिस्त्रियोवाक्यैर्दुरुक्तैरणदुर्मदैः॥अनृतंसाहसंचेतिजानन्नारीविचेष्टितम्॥१२॥ जित्वात्रिभुवनंराजन्नद्यकांताभयेनवै ॥ दीनत्वेऽप्ययशोनूनंवीरस्यभुवनेभवेत् ॥१३ ॥ तस्माद्याम्यहमेकाकीयुद्धायचंडिकांप्रति ॥ हनिष्येतां महाराजनिर्भयोभवसांप्रतम् ॥ १४ ॥

पृथक् कहो, वह सब सुनकर फिर मैं विचार करूंगा ॥८॥ क्योंकि सब पुरुषोंका मत भलीभाँतिसे जान वारंवार विचार कर जो श्रेष्ठ हो कार्यकुशल पुरुष उसी कार्यको कर्त्तव्य जाने॥९॥व्यासजी बोले—उसके इसप्रकार वचन सुनकर महाबल विरूपाक्ष शीघ्र राजासे मनोरंजन वचन कहने लगा ॥ १० ॥ विरूपाक्ष बोला—हे राजन्! आप निश्चय जानिये कि उस सामान्य नारीने मदसे गर्वित होकर जो कहा है वह विभीषिका (डरावनी) मात्र है॥ ११ ॥स्त्रियोंकी चेष्टा और साहस निरर्थक होता है इस बातको मनुष्यमात्र जानता है अतएव कौन पुरुष स्त्रीके रणश्लाघाकर कटुवचनोंसे डरता है ? ॥ १२ ॥ हे राजन् ! आपने वीरताके दर्पसे त्रिभुवनको जीता है किन्तु इस समय यदि अबला कामिनीके भयसे आप हीनता स्वीकार करेंगे तो संसारमे आपका बहुतही अयश होगा ॥ १३ ॥ अतएव हे महाराज ! मैं

अकेलाही चंडिकासे युद्ध करने जाऊंगा और मैंही उसको मारूंगा, आप अब निर्भयचित्त होकर रहिये ॥ १४ ॥ हे राजन् ! आप मेरा पराक्रम देखिये मैं सेनासहित जाकर अनेक अस्त्र शस्त्रोंसे उस चंडविक्रमा दुर्मदा चण्डिकाका वध करूंगा॥ १५॥वा सर्पमय पाशसे बांधकर आपके पास लेआऊंगा तो वह निरुपाय स्त्री सदा आपके वशीभूत होकर रहेगी इसमें संदेह नहीं ॥ १६ ॥ व्यासजी बोले–विरूपाक्षके इस प्रकार वचन सुनकर दुर्द्धरने कहा हे राजन् ! विरूपाक्ष अत्यन्त बुद्धिमान् है अतएव इसने जो कहा है वह युक्तिसंगत और सत्य है॥ १७ ॥हे राजन् ! आप बुद्धिमान् हैं इसकारण मेरा भी यथार्थ वचन सुनिये मैंने अनुमानसे उस सुंदती रमणीको कामातुर जाना है ॥ १८ ॥ क्योंकि उस नितम्बिनीने भय दिखलाकर आपको वशीभूत करनेकी इच्छा की है. विशेषकर प्रायः रूपगर्विता नायिका कामातुर होकर इसी प्रकार व्यवहार करती है ॥ १९ ॥ मानिनीके ऐसे व्यवहारको हाव कहते हैं. जो अत्यन्त रसज्ञ हैं, वेही इसको जानसक्ते हैं. स्त्रियोंकी वह वक्रोक्ति ही प्रियपुरुषोंके

सेनावृतोऽहंगत्वातांशस्त्रास्त्रैर्विविधैःकिल ॥ निपूदयामिदुर्मदांचंडिकांचंडविक्रमाम् ॥ १५ ॥ वद्ध्वासर्पमयैःपाशैरानयिष्येतवांतिकम् ॥ वशगातुसदातेस्यात्पश्यराजन्बलंमम ॥ १६ ॥ व्यासउवाच ॥ विरूपाक्षवचःश्रुत्वादुर्धरोवाक्यमब्रवीत् ॥ सत्यमुक्तंवचोराजन्विरूपाक्षेणधीमता ॥ १७ ॥ ममाऽपिवचनंश्लक्ष्णंश्रोतव्यंधीमतात्वया ॥ कामातुरैषासुदतीलक्ष्यतेऽप्यनुमानतः ॥ १८ ॥ भवत्येवंविधाकामंनायिकारूपगर्विता ॥ भीषयित्वावरारोहात्वांवशेकर्तुमिच्छति ॥ १९ ॥ हावोऽयंमानिनीनांवैतंवेत्तिरसवित्तमः ॥ वक्रोक्तिरेषाकामिन्याःप्रियंप्रतिपरायणम् ॥ २० ॥ वेत्तिकोऽपिनरःकामंकामशास्त्रविचक्षणः ॥ यदुक्तंनामबाणैस्त्वांवधिष्येरणमूर्धनि ॥ २१॥ हेतुगर्भमिदंवाक्यंज्ञातव्यंहेतुवित्तमैः ॥ बाणास्तुमानिनीनांवैकटाक्षाएवविश्रुताः ॥ २२ ॥ पुष्पांजलिमयाश्चान्येव्यंग्यानिवचनानिच ॥ काशक्तिरन्यबाणानांप्रेरणेत्वयिपार्थिव ॥ २३ ॥ तादृशीनांनसाशक्तिर्ब्रह्मविष्णुहरादिषु ॥ यथोक्तंनेत्रबाणैस्त्वांहनिष्येमन्दपार्थिवम् ॥ २४ ॥ विपरीतंपरिज्ञातंतेनाऽरसविदाकिल ॥ पातयिष्यामिशय्यायांरणमय्यांपतिंतव ॥ २५ ॥

आकर्षणविषयमें प्रधान कारण होती है ॥ २० ॥ जो पुरुष कामशास्त्रमें चतुर हैं, उनमें कोई कोई पुरुष केवल इस विषयको भलीभांति जानसक्ते ह. हे राजन् ! उस कामिनीने कहा है "तुमको सम्मुख समरमें बाणोंसे मारूंगी" ॥ २१ ॥इसका तात्पर्य पृथक् है. जो पण्डितलोग हेतुविद्यामें निपुण हैं, वेही उस हेतुगर्भ वाक्यको जानसक्ते है देखो, मानिनीगणोंका दूसरा कोई बाण नहीं है. केवल कटाक्षबाणही प्रसिद्ध है ॥ २२ ॥ और अभिप्रायके प्रगट करनेवाले मर्मार्थ वचनही पुष्पमय दूसरा बाण है. हे पार्थिव ! आपके ऊपर बाण चलानेकी ब्रह्मा, विष्णु और महादेवमें भी शक्ति नहीं है ॥ २३ ॥अतएव तादृशी शृंगारवती अबला कामिनीमें प्रकृत बाण चलानेकी क्या सामर्थ्य है ? हे राजन् ! उस स्त्रीने कहा है "रे मन्द ! तुम्हारे राजाको नयनबाणसे निहत करूंगी" ॥ २४ ॥ किन्तु दूतको रसज्ञान नहीं है, इस कारण



करूंगी॥ २५॥ यह निश्चय उसने विपरीत ज्ञान किया है इसमें संदेह नहीं है. उस कामनिपुण कामिनीने और भी कहा है कि तुम्हारे पतिको रणशय्यापर निपातित करूंगी ॥२६॥ हे राजन् ! इस विषयमें भी विचार ही विपरीतरतिक्रीडाके अभिप्रायसे कहागया है, इसमें संदेह नहीं उस सुन्दरीने कहा है कि, उसका प्राणहरण करूंगी, इसी अभिप्रायसे कहाहै, दूसरा कोई अभिप्राय नहीं है हे नृप! उत्तम स्त्रियें व्यङ्ग्य करके देखो कि वीर्यही प्राण कहागयाहै, अतएव वह स्त्री आपको वीर्यहीन करेगी, इसी अभिप्रायसे कहाहै, दूसरा कोई अभिप्राय नहीं है हे नृप! उत्तम स्त्रियें व्यङ्ग्य वचनोंसेही प्रियपुरुषको वरण करती हैं ॥ २७ ॥ मैंने जो कहा रतिशास्त्रमें चतुर पण्डितलोग विचार करके यह जान सक्ते हैं, हे महाराज ! आप इसको जानकर उस कामिनीके प्रति सरस व्यवहार कीजिये॥ २८॥हे भूपते ! साम और दानके अतिरिक्त उसको बाध्य करनेका दूसरा उपाय नहींहै. वह मानिनी गर्वितहो वा रुष्ट

विपरीतरतिक्रीडाभाषणंज्ञेयमेवतत् ॥ करिष्येविगतप्राणंयदुक्तंवचनंतया ॥ २६ ॥ वीर्यंप्राणाइतिप्रोक्तंतद्विहीनंनचाऽन्यथा ॥ व्यंग्याधिक्ये नवाक्येनवरयत्युत्तमानृप ॥२७॥ तद्वैविचारतोज्ञेयंरसग्रंथविचक्षणैः ॥ इतिज्ञात्वामहाराजकर्तव्यंरससंयुतम् ॥ २८ ॥ सामदानद्वयंतस्याना न्योपायोऽस्तिभूपते ॥ रुष्टावागर्वितावाऽपिवशगामानिनीभवेत् ॥ २९ ॥ तादृशैर्मधुरैर्वाक्यैरानयिष्येतवांतिकम् ॥ किंबहूक्तेनमेराजन्कर्त व्यावशवर्तिनी ॥ ३० ॥ गत्वामयाऽधुनैवेयंकिंकरीवसदैवते ॥ व्यासउवाच ॥ इत्थंनिशम्यतद्वाक्यंताम्रस्तत्त्वविचक्षणः ॥ ३१ ॥ उवा चवचनंराजन्निशामयमयोदितम् ॥ हेतुमद्धर्मसहितंरसयुक्तंनयान्वितम् ॥ ३२ ॥ नैपाकामाऽऽतुराबालानानुरक्ताविचक्षणा ॥ व्यंग्यानिनैव वाक्यानितयोक्तानितुमानद ॥ ३३ ॥ चित्रमत्रमहाबाहोयदेकावरवर्णिनी ॥ निरालंबासमायातिचित्ररूपामनोहरा ॥ ३४ ॥ अष्टादशभुजा नारीनश्रुतानचवीक्षिता ॥ केनाऽपित्रिषुलोकेषुपराक्रमवतीशुभा ॥ ३५ ॥

हो,इससे अवश्य वशीभूत होगी॥ २९ ॥हे राजन् ! मुझको अधिक वचन कहनेका प्रयोजन नहीं है मैं अभी जाकर ऐसे मधुरवचनोंसे उसको आपके समीप लाऊंगा ॥ ३० ॥ अधिक क्या उसको किंकरीके समान सदा आपके वशीभूत करदूंगा । व्यासजी बोले दुर्द्धरके इसप्रकार वचन सुनकर कार्यकुशल ताम्रने कहा ॥ ३१ ॥ हे राजन्! मैं हेतुयुक्त सरस और धर्मसम्मत नीति वचन कहता हूं.सुनो॥ ३२ ॥हे मानद ! वह बुद्धिमती रमणी कामातुर वा आपके प्रति अनुरक्त नहीं है और उस रमणीने आपके प्रति व्यंग्य वचन भी प्रयोग नहीं किये हैं ॥ ३३ हे महाराज ! वह विचित्ररूपा मनोहारिणी वरवर्णिनी रमणी जो निराश्रय होकर अकेलीही इस स्थानमें युद्धकी इच्छासे आई है. यह अत्यन्त आश्चर्यका विषयहै ॥ ३४ ॥ स्त्रियोंके दो भुजा होती हैं, किन्तु इस स्त्रीके अठारह भुजा हैं, और उन अठारह भुजा



ओंमें उत्तमोत्तम अस्त्रधारण करके पराक्रमप्रकाशमें उद्यत हैं. हे महाराज ! ऐसी स्त्री त्रैलोक्यमें कभी नहीं देखी और कहीं सुनी भी नहीं ॥ ३५॥ अतएव यहसब कालका विपरीत कार्य प्रतीत होताहै ॥३६॥हे महाराज ! मैं रात्रिमें दुर्निमित्त स्वप्न देखताहूं, इससे मुझको निश्चय बोध होताहै कि निकटही घोर विपद् उपस्थित है ॥ ३७ ॥ मैने उषःकालमें स्वप्न देखा है कि एक स्त्री काले वस्त्र पहनकर घरमें रोती है. इससे बोध होता है कि, आपका अमंगल उपस्थित होगा ॥ ३८ ॥ हे राजन् ! रात्रिकालके समय पक्षीगण घरघर विकट शब्दसे चीत्कार करते हैं और सभी गृहोंमें अनेक उत्पात प्रादुर्भूत होतेहैं ॥३९ ॥ विशेषकर इससमय यह बाला युद्धकेलिये दृढप्रतिज्ञा होकर आपको बुलाती है, इससे अनुमान करता हूं कि इसका अवश्यही कोई गूढ कारण है ॥ ४० ॥ हे विभो ! यह रमणी मानवी वा गंधर्वकामिनी अथवा असुरपत्नी नहीं है. केवल हमको मोह उत्पन्न करानेके लियेही देवताओंने इस मायारूपिणीको निर्माण किया है ॥ ४१ ॥ हे राजेन्द्र !

आयुधान्यपितावंतिधृतानिबलवंतिच ॥ विपरीतमिदंमन्येसर्वंकालकृतंनृप ॥ ३६ ॥ स्वाप्नानिदुर्निमित्तानिमयादृष्टानिवैनिशि ॥ तेनजानाम्यहंनूनं वैशसंसमुपागतम् ॥ ३७ ॥ कृष्णांबरधरानारीरुदतीचगृहांगणे ॥ दृष्टास्वप्नेप्युषःकालेचिंतितव्यस्तदत्ययः ॥ ३८ ॥ विकृताः पक्षिणोरात्रौरोरुवंतिगृहेगृहे ॥ उत्पाताविविधाराजन्प्रभवंतिगृहेगृहे ॥ ३९ ॥ तेनजानाम्यहंनूनंकारणंकिंचिदेवहि ॥ यत्त्वांप्रार्थयतेबालायुद्धायकृतनिश्चया ॥ ४० ॥ नैषाऽस्तिमानुषीनोवागांधर्वीनतथाऽऽसुरी॥ देवैःकृतेयंज्ञातव्यामायामोहकरीविभो ॥ ४१॥ कातरत्वंनकर्तव्यंमैतन्मतमित्यलम् ॥ कर्तव्यंसर्वथायुद्धंयद्भाव्यंतद्भविष्यति ॥ ४२ ॥ कोवेददैवकर्तव्यंशुभंवाप्यशुभंतथा ॥ अवलंब्यधियाधैर्यंस्थातव्यंवैविचक्षणैः ॥ ४३ ॥ जीवितंमरणपुंसांदैवाधीनंनराधिप ॥ कोपिनैवान्यथाकर्तुंसमर्थोभुवनत्रये ॥ ४४ ॥ महिषउवाच ॥ गच्छताम्रमहाभागयुद्धायकृतनिश्चयः ॥ तामानयवरारोहांजित्वाधर्मेणमानिनीम् ॥ ४५ ॥ नभवेद्वशगानारीसंग्रामेयदिसातव ॥ हंतव्यानान्यथाकामंमाननीयाप्रयत्नतः ॥ ४६ ॥ वीरस्त्वमसिसर्वज्ञकामशास्त्रविशारदः ॥ येनकेनाप्युपायेनजेतव्यावरवर्णिनी ॥ ४७ ॥

कातरता अवलम्बन करना उचित नहीं है सबप्रकारसे युद्धही करना उचित है, जो होनहार है वह अवश्यही होगा, यह मेरा निश्चित अभिप्रायहै ॥४२॥ शुभहो वा अशुभ हो देवताओंका कार्य कोई नहीं जानसक्ता इसकारण बुद्धिमान् पुरुषोंको विशेष विचारपूर्वक धैर्य अवलम्बन करके स्थिर रहनाही उचित है ॥४३॥ हे नराधिप ! पुरुषका जीवन वा मरण दैवाधीन है. इसकारण त्रिभुवनमें कोई भी उसके अन्यथा करनेमें समर्थ नहींहै॥४४॥यहबात सुनकर महिषासुरने कहा हे महाभाग ताम्र ! तुम युद्धके लिये कृतनिश्चय होकर उस रमणीके निकट जाओ और उस वरारोहा मानिनीको धर्मानुसार जीतकर मेरे समीप लाओ॥४५॥यदि वह नारी संग्राममें तुम्हारे वशीभूत न हो तो इसका संहार करो और यदि वशीभूत हो तो वध न करके यत्नसहित यथेष्ट सन्मान करो ॥४६॥ हे सर्वज्ञ! तुम वीर और

कामशास्त्रमें सुपण्डित हो. अतएव जिस किसी उपायसे हो, तुम उस वरवार्णिनीको जीतो ॥ ४७ ॥ हे महाबाहो ! वीरवर ताम्र ! तुम महती सेनाके सहित उस स्थानमें जल्दी जाकर वारंवार विचारकर उसका मनोगतभाव जानो ॥ ४८ ॥ वह स्त्री कामभावसे या वैरभावसे या अन्य किसी प्रयोजनसे आई है ? अथवा किसीकी माया है ? तुम इन सबका कारण भलीभांतिसे जानो॥ ४९॥ प्रथम तो इन सब विषयोंका निश्चय करके उसका चिकीर्षित(इच्छित)विषय जानना चाहिये. फिर बल और सामर्थ्यके अनुसार उससे संग्राम करना उचित है ॥ ५० ॥ देखो, कातरता दिखाना भी उचित नहीं है और निर्दय व्यवहार करना भी उचित नहीं है उस रमणीका जैसा अभिप्राय हो, उसीप्रकार तुमको व्यवहार करना चाहिये ॥५१॥ श्रीव्यासजी बोले हे महाराज ! ताम्र कालके नितान्त वशीभूत हो नरपतिके इसप्रकार वचन सुनतेही उनको प्रणाम करके सेनासहित बाहर निकला ॥५२॥ यह दुरात्मा गमन करते करते मार्गमें यममार्गके प्रदर्शक

त्वरन्वीरमहाबाहोसैन्येनमहतावृतः॥ तत्रगत्वात्वयाज्ञेयाविचार्यचपुनःपुनः॥४८॥किमर्थमागताचेयंज्ञातव्यंतद्धिकारणम्॥कामाद्वावैरभावा च्चमायाकस्येयमित्युत ॥४९॥ आदौतन्निश्चयंकृत्वाज्ञातव्यंतच्चिकीर्षितम्॥पश्चाद्युद्धंप्रकर्तव्यंयथायोग्यंयथाबलम्॥५०॥कातरत्वंनकर्तव्यंनि र्दयत्वंतथानच ॥यादृशंहिमनस्तस्याःकर्तव्यंतादृशंत्वया॥५१॥व्यासउवाच॥इतितद्भाषितंश्रुत्वाताम्रःकालवशंगतः॥निर्गतःसैन्यसंयुक्तःप्रण म्यमहिषंनृपम् ॥५२॥ गच्छन्मार्गेदुरात्माऽसौशकुनान्वीक्ष्यदारुणान् ॥ विस्मयंचभयंप्रापयममार्गप्रदर्शकान् ॥५३॥ सगत्वातांसमालोक्य देवींसिंहोपरिस्थिताम्॥स्तूयमानांसुरैःसर्वैःसर्वायुधविभूषिताम् ॥५४॥तामुवाचविनीतःसन्वाक्यंमधुरयागिरा॥सामभावंसमाश्रित्यविनयाऽ वनतःस्थितः ॥५५॥ देविदैत्येश्वरःश्रृंगीत्वद्रूपगुणमोहितः॥स्पृहांकरोतिमहिषस्त्वत्पाणिग्रहणायच ॥५६॥ भावंकुरुविशालाक्षितस्मिन्नमरदु र्जये ॥ पतिंतंप्राप्यमृद्वंगिनंदनेविहराऽद्भुते ॥५७॥ सर्वांगसुंदरंदेहंप्राप्यसर्वसुखाऽऽस्पदम् ॥ सुखंसर्वात्मनाग्राह्यंदुःखंहेयमितिस्थितिः॥५८॥

दारुण दुर्निमित्त ( दुःशकुन )देखकर विस्मितऔर भीतहुआ॥५३॥ उसने क्रमानुसार वहां उपस्थित हो उस देवीको देखा कि वह देवी सब आयुधोंसे विभूषित हो सिंहके ऊपर विराजमान है और सब देवतालोग उनकी स्तुति कर रहे है ॥५४॥तब ताम्र विनयावनत हो प्रथम सामभाव अवलम्बन पूर्वक मधुर वचनद्वारा उनसे कहने लगा ॥ ५५ ॥ हे देवि ! दैत्येश्वर महिष आपके रूप और गुणोंसे मोहित होकर पाणिग्रहणके लिये अभिलाषी हुए है ॥ ५६ ॥ हे सुन्दरि ! तुम इस सुरविजयी महिषासुरके सहित प्रीति स्थापन करो हे कोमलांगि ! उसको पति बनाकर तुम परमानन्दसे अलौकिक नन्दनवनमें विहार करो ॥ ५७ ॥ देखो, संपूर्ण सुखका आस्पद सर्वांगसुन्दर शरीर धारण करके सब प्रकारसे सुखग्रहण और दुःखका त्याग करनाही उचित है, यह रीति

विशेष सुखदायक होता है,किन्तु यदि अज्ञानतासे इसके विपरीत घटना हो तो निःसंदेह क्लेशकर होती है ॥ ११॥ तुमने अभी कहा कि,हे भामिनी!तुम मेरे पतिकी सेवा करो,इस कारण बोध होता है तुम भी अत्यन्त निर्बोध और मूर्ख हो,क्योंकि मेरा यह रूप लावण्य और महिष शृंगवान, अतएव किसप्रकार हम दोनोंका संबंध होगा?॥ १२॥तुम चलेजाओ वा इच्छा हो तो युद्ध करो उसमें मैं तुमको बांधवों सहित विनाश करूंगी और यदि तुमलोग यज्ञभाग और देवलोक परित्याग करो तो सुखी होसक्ते हो॥ १३॥श्रीव्यासजी बोले हे महाराज! उस देवीने यह वचन कहकर ऐसी अद्भुत गर्जना करी कि कल्पान्त कालके समान उस घोर शब्दसे दानवोंको भय उत्पन्न हुआ॥ १४॥तब उस भयंकर गर्जन शब्दसे पर्वतों सहित पृथ्वी कांपने लगी,अधिक क्या उससे दानवोंकी स्त्रीयोंके गर्भ भी गिरगये॥ १५॥

मूर्खस्त्वमसियद्ब्रूषेपतिमेभजभामिनि ॥ क्वाऽहंक्वमहिषःशृंगीसंबंधःकीदृशोद्वयोः ॥ १२ ॥ गच्छयुध्यस्ववाकामंहनिष्येऽहंसबांधवम्॥यज्ञभागंदेवलोकंनोचेत्त्यक्त्वासुखीभव ॥१३॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वासातदादेवीजगर्जभृशमद्भुतम् ॥ कल्पांतसदृशंनादंचक्रेदैत्यभयावहम्॥ ॥ १४ ॥ चकंपेवसुधाचेलुस्तेनशब्देनभूधराः ॥ गर्भाश्चदैत्यपत्नीनांसुस्रुवुर्गर्जितस्वनात् ॥ १५ ॥ ताम्रःश्रुत्वाचतंशब्दंभयत्रस्तमनास्तदा॥ पलायनंततःकृत्वाजगाममहिषांतिकम् ॥ १६ ॥ नगरेतस्ययेदैत्यास्तेपिचितामवाप्नुवन् ॥ बधिरीकृतकर्णाश्चपलायनपरान्नृप ॥ १७ ॥ तदाक्रोधेनसिंहोऽपिननादभृशमुत्सटः ॥ तेननादेनदैतेयाभयंजग्मुरपिस्फुटम् ॥ १८ ॥ ताम्रंसमागतंदृष्ट्वाहयारिरपिमोहितः॥चिंतयामाससचिवैःकिंकर्तव्यमतःपरम् ॥ १९ ॥ दुर्गग्रहोवाकर्तव्योयुद्धंनिर्गत्यवापुनः ॥ पलायनेकृतश्रेयोभवेद्वादानवोत्तमाः॥२०॥बुद्धिमंतोदुराधर्षाःसर्वेशास्त्रविशारदाः॥मंत्रःखलुप्रकर्तव्यःसुगुप्तःकार्यसिद्धये॥२१॥मंत्रमूलंस्मृतंराज्यंयदिसस्यात्सुरक्षितः॥मंत्रिभिश्चसदाचारैर्विधेयःसर्वथाबुधैः॥२२॥

ताम्र उसशब्दको सुन,भयसे चंचलमन हो महिषके निकट भागगया १६॥हे नृप!उसके नगरमें तिसकाल जो दानव उपस्थित थे,वे बधिर(बहरे)होकर भागे और उस विषयकीचिन्तामें निमग्न हुए॥ १७॥फिर सिंहभी क्रोधसेजटाऊर्ध्वमें उत्क्षिप्त करता हुआ घोरतर उत्कट गर्जना करनेलगा.उस शब्दसे दानव बहुत डरे।१८।महिषासुर ताम्रको लौट आया देखकर विमोहित हुआ और फिर क्या करना चाहिये?मंत्रियोंके संग इस विषयकी चिन्ता करनेलगा॥ १९॥महिषने कहा हे दानवोत्तमगण! अब दुर्गका आश्रय लेना चाहिये अथवा बाहर निकलकर युद्ध करना उचित है ? वा भागनेसे मंगल होसक्ता है ॥२०॥ तुमलोग सभी बुद्धिमान् और सर्वशास्त्रोंमें सुपण्डित हो.तथा शत्रुओंसे अजित हो इसकारण कार्यसिद्धिके लिये अत्यन्त गुप्तभावसे इस विषयकी मंत्रणा करो ॥ २१॥क्योंकि मंत्रही राज्यका मूल है यदि

वह मंत्र भलीभांतिसे रक्षित हो तो राज्यभी रक्षित होता है इसकारण सदाचारसंपन्न मंत्रीगणद्वारा उस मंत्रणाको सब प्रकारसे रक्षित करना अत्यन्त आवश्यक है॥
॥ २२ ॥ मंत्रणाके प्रकाशित होनेसे राज्य और भूपतिका विनाश होता है अतएव अभ्युदयके अभिलाषी मनुष्योंको भेदभयसे अवगत मंत्रणा अत्यन्त गुप्त रखनी
चाहिये ॥२३॥ हे मंत्रियो ! इस समय देश और कालके अनुसार नीतिविषयका निर्णय करके इस विषयमें जो हित और हेतुयुक्त हो वही कहो॥२४॥देवताओंसे
निर्मित होकर जो प्रबला बाला अकेली निराश्रय इस स्थानमें आई है.पहले उसका कारण खोजना चाहिये ॥२५॥ वह बाला संग्रामकी प्रार्थना करती है इससे
अधिक दूसरा आश्चर्यका विषय क्या है ? इसमे श्रेयोलाभ ( कल्याण ) होगा वा उसके विपरीत होगा त्रिभुवनमें इसको कौन कहसक्ता है?॥२६॥अनेक पुरुषोंकी
जय नहीं होती और एक पुरुषकी पराजय भी नहीं होती इसकारण जय और पराजयको सर्वथा दैवके अधीन जानना चाहिये ॥ २७॥ जो दोनोंके पक्षपाती है

मंत्रभेदेविनाशःस्याद्राज्यस्यभूपतेस्तथा ॥ तस्माद्भेदभयाद्गुप्तःकर्तव्योभूतिमिच्छता॥२३॥तदत्रमंत्रिभिर्वाच्यंवचनंहेतुमद्धितम् ॥ कालदेशाऽ
नुसारेणविचिंत्यनीतिनिर्णयम् ॥ २४ ॥ यायोषाऽत्रसमायाताप्रबलादेवनिर्मिता ॥ एकाकिनीनिरालंबाकारणंतद्विचिंत्यताम् ॥ २५ ॥ युद्धं
प्रार्थयतेबालाकिमाश्चर्यमतःपरम् ॥ श्रेयोऽत्रविपरीतंवाकोवेत्तिभुवनत्रये ॥ २६ ॥ नबहूनांजयोऽप्यस्तिनैकस्यचपराजयः ॥ दैवाऽ
धीनौसदाज्ञेयौयुद्धेजयपराजयौ ॥ २७ ॥ उपायवादिनःप्राहुर्दैवंकिंकेनवीक्षितम् ॥ अदृष्टमितियन्नामप्रवदंतिमनीषिणः ॥ २८ ॥
तत्सत्त्वेऽपिप्रमाणंकिंकातराशाऽवलंबनम् ॥ नसमर्थजनानांहिदैवंकुत्राऽपिलक्ष्यते॥२९॥उद्यमोदैवमेतौहिशूरकातरयोर्मतम् ॥ विचिंत्याऽद्य
धियासर्वकर्तव्यंकार्यमादरात्॥३०॥व्यासउवाच॥ इतिराज्ञोवचःश्रुत्वाहेतुगर्भंमहायशाः॥बिडालाख्योमहाराजमित्युवाचकृतांजलिः॥३१॥

वे कहते है दैव क्या है ? पण्डितलोग जिसका नाम अदृष्ट कहते है,उस अदृष्टको क्या किसीने कभी देखा है?अतएव जयलाभके लिये उचित उपाय अवलम्बन कर
ना अत्यन्त कर्त्तव्य है ॥२८॥ यदि कहो कि, दैव होनेपर भी होसक्ता है तो इसमे प्रमाण क्या है?यह केवल कातरपुरुषकी आशाका अवलम्ब मात्र है और जो
अपना कार्य सम्पादन करनेमें समर्थ हैं,ऐसे पुरुषोने दैवका आश्रय किया हो यह कहीं दिखाई नहीं देता ॥२९॥ अतएव उद्यम शूर पुरुषोके अभिमत और दैव
कातरपुरुषोके सम्मत है यही निश्चय है अतएव आज इन सब विषयोको बुद्धिसे विचारकर यत्नसहित कार्य संपादन करना चाहिये ॥३०॥ व्यासजी बोले नृपति
महिषासुरके हेतुपूर्ण वचन सुनकर महाशय बिडालाक्ष हाथ जोडकर कहनेलगा ॥३१॥

हे राजन् ! यह विशालनयना वाला किसकी पत्नी और कहांसे किसलिये आई है ? प्रथम यह सब विषय यत्नसहित जानकर फिर इसका विचार करना चाहिये ॥३२॥ मुझको बोध होता है कि स्त्रीसेही आपका मरण होगा. देवताओंने यह वृत्तान्त जानकर आन्तरिक यत्नसहित अपने तेजसे इस कमलनयना कामिनीको उत्पन्न करके भेजा है ॥३३॥ और वह सभी युद्ध करनेकी इच्छासे संग्रामदर्शनके अभिलाषी होकर आकाशमण्डलमें गुप्तभावसे स्थिति करते हैं यथा समयमें सभी उस कामिनीकी सहायता करेंगे इसमें संदेह नहीं ॥३४॥ संग्राम उपस्थित होनेपर विष्णु इत्यादि देवतालोग उस कामिनीको आगे करके हम सबका विनाश करेंगे और वह देवी आपका वध करेगी ॥ ३५ ॥ हे नरनाथ ! वही उसकी एकन्तवासना है, यह मैने प्रथमही जानलिया है किन्तु भवितव्य क्या होगा ? यह मै नहीं कहसक्ता ॥ ३६ ॥ हे प्रभो ! इस समय हमको युद्ध करना उचित नहीं है. इस बातको कहनेमें मै समर्थ नहीं हूं अतएव इस देवकृत कार्यमें आपका जो

राजन्नेषाविशालाक्षीज्ञातव्यायत्नतःपुनः ॥ किमर्थमिहसंप्राप्ताकुतःकस्यपरिग्रहः ॥ ३२ ॥ मरणंतेपरिज्ञायस्त्रियाःसर्वात्मनासुरैः ॥ प्रेषिता पद्मपत्राक्षीसमुत्पाद्यस्वतेजसा ॥ ३३ ॥ तेऽपिच्छन्नाःस्थिताःखेऽत्रसर्वेयुद्धदिदृक्षवः ॥ समयेऽस्याःसहायास्तेभविष्यंतियुयुत्सवः ॥ ३४ ॥ पुरतःकामिनींकृत्वातेवैविष्णुपुरोगमाः॥ वधिष्यंतिचनःसर्वान्सात्वांयुद्धेहनिष्यति ॥३५॥एतच्चिकीर्षितंतेषांमयाज्ञातंनराधिप॥भवितव्यस्य नज्ञानंवर्ततेममसर्वथा ॥३६॥ योद्धव्यंनत्वयाद्येतिनाऽहंवक्तुंक्षमःप्रभो ॥ प्रमाणंत्वंमहाराजकार्येऽत्रदेवनिर्मिते ॥ ३७ ॥ त्वदर्थेऽस्माभिरनिशं मर्तव्यंकार्यगौरवात् ॥ विहर्तव्यंत्वयासार्धमेषधर्मोऽनुजीविनाम् ॥ ३८ ॥ विचारोऽत्रमहानस्तियदेकाकामिनीनृप ॥ युद्धंप्रार्थयतेऽस्माभिः ससैन्यैर्बलदर्पितैः ॥ ३९ ॥ दुर्मुखउवाच ॥ राजन्युद्धेजयोनोऽद्यभवितावेद्म्यहंकिल ॥ पलायनंनकर्तव्यंयशोहानिकरंनृणाम् ॥ ४० ॥ इंद्रादीनांसंयुगेपिनकृतंयज्जुगुप्सितम् ॥ एकाकिनींस्त्रियंप्राप्यकोहिकुर्यात्पलायनम् ॥ ४१ ॥

विचार हो वही कीजिये ॥३७॥ महाराजके कार्यके गौरवअनुसार हमको जीवनत्यागना चाहिये और विहारके समय आपके संग विहार करना उचित है यही अनुजीवियोंका यथार्थ धर्म है ॥ ३८ ॥ किन्तु हे नृपवर ! वह कामिनी अकेली होनेपर भी जब बलदर्पित सेनासमेत हमसे संग्रामकी प्रार्थना करती है तब इसमें भलीभांति विचार करना अवश्य कर्त्तव्य है ॥३९॥ दुर्मुखने कहा हे राजन् ! मैं निश्चय जानता हूं कि युद्धमें हमारी जीत नहीं होगी किन्तु तोभी भागना उचित नहीं है क्योंकि इसमे पुरुषके यशकी हानि होती है ॥४०॥ विशेषकर इन्द्रादि देवताओंके समरमें भी हमने जब ऐसा ( निन्दित ) कार्य नहीं किया तौ असहाय स्त्रीके सन्मुखसे कौनपुरुष भागेगा ? ॥ ४१ ॥

अतएव समरमें जय हो अथवा मरण हो युद्ध करना अवश्य कर्त्तव्य है. जो होनहार है वह अवश्यही होगा इसको विचारकर आज चिन्ता करनेकी क्या बात है ?
॥ ४२ ॥ समरमें मृत्यु होनेसे यशका लाभ और जीवन रहनेसे सुख होता है, इन दोनों विषयोंको मनमें स्थिर करके अब युद्धही करना चाहिये ॥ ४३ ॥ आयुको
क्षय होनेपरही मरण होगा और भागनेसे यशकी हानि होगी इसकारण जीवन वा मरणविषयमें वृथा शोक करना उचित नहीं है ॥ ४४ ॥ व्यासजी बोले हे
महाराज ! दुर्मुखकी बात सुनकर वाक्यविशारद बाष्कल प्रणत हो हाथ जोड़ राजासे कहने लगा ॥ ४५ ॥ बाष्कल बोला—हे राजन् ! मैं अकेला उस चंचल
लोचना चण्डीको मारूंगा. हे महाराज ! इस अप्रियकार्यमें कातरभावसे चिन्ता करनेका प्रयोजन नहीं है ॥ ४६ ॥ हे नृपसत्तम ! वीररसका स्थायीभाव उत्साह,

उभयंमन तस्माद्युद्धंप्रकर्तव्यंमरणंवारणेजयः ॥ यद्भावितद्भवत्येवकाऽत्रचिंताविपश्यतः ॥ ४२ ॥ मरणेऽत्रयशःप्राप्तिर्जीवनेचतथासुखम् ॥ आयुषः क्षये ॥ तस्माच्छोकोनकर्तव्योजीवितेमरणेवृथा ॥ ४४ ॥ व्यासउवाच ॥ साकृत्वाकर्तव्यंयुद्धमद्यवै ॥ ४३ ॥ पलायनेयशोहानिर्मरणंचाऽऽयुषःक्षये ॥ राजश्चिंतानकर्तव्याका दुर्मुखस्यवचःश्रुत्वाबाष्कलोवाक्यमब्रवीत् ॥ प्रणतःप्रांजलिर्भूत्वाराजानंवाक्यकोविदः ॥ ४५ ॥ बाष्कलउवाच ॥ भयानकोभवेद्वैरी येऽस्मिन्कातराऽप्रिये ॥ अहमेकोहनिष्यामिचंडींचंचललोचनाम् ॥ ४६ ॥ उत्साहस्तुप्रकर्तव्यःस्थायीभावोरसस्यच ॥ नबिभेमिध्रुवमा वीरस्यनृपसत्तम ॥ ४७ ॥ तस्मात्त्यक्त्वाभयंभूपकरिष्येयुद्धमद्भुतम् ॥ नयिष्यामिनरेंद्राऽहंचंडिकांयमसादनम् ॥ ४८ ॥ अहंतांनिहनिष्यामि दिंद्रात्कुबेराद्वरुणादपि ॥ वायोर्वह्नेस्तथाविष्णोःशंकराच्छशिनोरवेः ॥ ४९ ॥ एकाकिनीतथानारीकिंपुनर्मदगर्विता ॥ ५१ ॥ व्यासउवाच ॥ मिविशिखैश्चशिलाशितैः ॥ ५० ॥ पश्यबाहुबलंमेऽद्यविहरस्वयथासुखम् ॥ भवताऽत्रनगंतव्यंसंग्रामेयनमःसमम् ॥ ५१ ॥ व्यासउवाच ॥ एवंब्रुवतिराजेंद्रबाष्कलेमदगर्विते ॥ प्रणम्यनृपतिंतत्रदुर्धरोवाक्यमब्रवीत् ॥५२॥ दुर्धरउवाच ॥ महिषाऽहंविजेष्यामिदेवींदेवविनिर्मितम् ॥ अष्टादशभुजांरम्यांकारणाच्चसमागताम् ॥ ५३ ॥

भयानक उसका वैरी है इसकारण उत्साहअवलम्बन करना हमारा अवश्य कर्त्तव्य है ॥ ४७ ॥ हे राजन् ! भय छोड़कर हम घोरतर युद्ध करेंगे अधिक क्या
... उस चण्डिकाको यमसदन प्रेरण करेंगे इसमें संदेह नहीं ॥ ४८ ॥ क्या यम क्या इन्द्र क्या कुबेर क्या वायु क्या अग्नि क्या विष्णु क्या शंकर क्या
... हारे मैं किसीका भी भय नहीं करता ॥ ४९ ॥ फिर उस अकेली मदगर्वित स्त्रीकी तो बातही क्या है ? मैं शिलाशाणित बाणोंसे उस अबला ललनाको
... ॥ ५० ॥ आज आप मेरा बाहुबल देखकर सुखपूर्वक विहार कीजिये. उसके संग युद्ध करनेमें आपको संग्राममें नहीं जाना होगा ॥ ५१ ॥ व्यासजी बोले
... गर्वित होकर महीपति महिषसे इसप्रकार कहनेपर फिर दुर्द्धर उसको प्रणाम करके कहने लगा ॥ ५२ ॥ दुर्धर बोला—हे महीन्द्र ! देवनिर्मित

अष्टादशभुजायुक्त रमणीय देवी जिस किसी कार्यसे यहां आई हो, मैं उसका पराजय करूँगा ॥५३॥ हे राजन् ! मुझको बोध होता है आपको भय दिखानेके लिये ही देवताओंने उस मायारमणीको बनाया है.अतएव इसको विभीपिका (भयदात्री) जानकर आप मनका मोह दूर कीजिये॥ ५४ ॥हे राजन्! राजनीति इसीप्रकार है. अब मंत्रियोंके कार्यादिका विषय सुनो. हे दानवनाथ ! इस लोकमे मंत्री तीन प्रकारके हैं.कोई सात्त्विक कोई राजस और कोई तामस होते हैं. जो मंत्री सत्त्वगुण प्रधान हैं, वे अपनी शक्तिके अनुसार प्रभुका कार्य करते है॥ ५५॥ ५६॥सात्त्विक मंत्रीलोग मंत्रशास्त्रविशारद और धर्मपरायण होकर एकाग्रचित्तसे प्रभुके कार्यकी हानि न करके अपना कार्य करते है ॥५७॥ और जो राजस है उनका चित्त अन्यप्रकारका है. वे सदाही आत्मकार्यमें निरत होते है और कभी कभी इच्छानुसार

राजन्भीपयितुंत्वांवैमायैषानिर्मितासुरैः ॥ विभीपिकेयंविज्ञायत्यजमोहंमनोगतम् ॥५४ ॥ राजनीतिरियंराजन्मंत्रिकृत्यंतथाशृणु ॥ सात्त्विकाराजसाःकेचित्तामसाश्चतथापरे ॥ ५५ ॥ मंत्रिणस्त्रिविधालोकेभवंतिदानवाऽधिप ॥ सात्त्विकाःप्रभुकार्याणिसाधयंतिस्वशक्तिभिः ॥५६॥ आत्मकृत्यंप्रकुर्वंतिस्वामिकार्याऽविरोधतः ॥ एकचित्ताधर्मपरामंत्रशास्त्रविशारदाः॥५७॥ राजसाभिन्नचित्ताश्चस्वकार्यनिरताःसदा॥कदाचित्स्वामिकार्यंतेप्रकुर्वंतियदृच्छया॥५८॥तामसालोभनिरताःस्वकार्यनिरताःसदा॥प्रभुकार्यंविनाश्यैवस्वकार्यंसाधयंतिते ॥५९॥ समयेतेविभिद्यंतेपरैस्तुपरिवंचिताः ॥ स्वच्छिद्रंशत्रुपक्षीयान्निर्दिशंतिगृहस्थिताः ॥६०॥ कार्यभेदकरानित्यंकोशगुप्ताऽसिवत्सदा ॥ संग्रामेऽथसमुत्पन्नेभीषयंतिप्रभुंसदा ॥६१॥ विश्वासस्तुनकर्तव्यस्तेषांराजन्कदाचन ॥ विश्वासेकार्यहानिःस्यान्मंत्रहानिःसदैवहि ॥ ६२ ॥ खलाःकिंकिंनकुर्वंति विश्वस्तालोभतत्पराः ॥ तामसाःपापनिराताबुद्धिहीनाःशठास्तथा ॥ ६३ ॥

प्रभुका कार्यभी करते है ॥ ५८ ॥ तामस मंत्री लोग सदा लोभके वशीभूत होकर अपने कार्यमें निरत होते है इसकारण वे प्रभुका कार्य नष्ट करके भी अपना कार्य संपादन करते है ॥५९॥ वही विग्रहादिसमयमें शत्रुके दिये द्रव्यसे वंचित होकर भेदको प्राप्त होते है. सुतरां गृहमें रहकर अपने छिद्र शत्रुपक्षीय लोगोको दिखादेते हैं ॥६०॥ उनके कोशमे रुद्धहुई तलवारके समान निरन्तर कार्यभेद करते है अधिक क्या युद्धकाल उपस्थित होनेपर प्रभुको सदा भय दिखाते हैं ॥ ६१ ॥ अतएव हे महाराज ! उनका कभी विश्वास न करे. उनका विश्वास करनेसे सर्वदा कार्य और मंत्रणाकी हानि होती है ॥ ६२ ॥ जो खल, लोभतत्पर, बुद्धिहीन

हे शतक्रतो ! दितिका गर्भ लोहेकी शंकु कीलकी समान मेरे हृदयमे निक्षिप्त हुआ है, तुम जिस किसी उपायसे इसका विनाश करो ॥ ३३ ॥ हे महाभाग ! यदि तुम मेरी प्रिय कामना करते हो तो साम दानादि अथवा बलद्वारा दितिके गर्भका नाश करके मेरे सन्तापित चित्तको शीतल करो ॥ ३४ ॥ हे महाराज ! अमरराज इन्द्र माताके वचन सुन मनमे अनेक प्रकारकी चिन्ता कर विमाताके निकट गये ॥ ३५ ॥ वे पापमति विनयान्वित हो दितिके चरणवंदन पूर्वक विषगर्भित मधुरवचन द्वारा उससे कहनेलगे॥ ३६ ॥हे मातः ! तुम व्रताचरणसे क्षीणदेह और अत्यन्तदुर्बल होगई हो, मै तुम्हारी सेवाके लिये आया हूं इस समय क्या करूं ?आज्ञा कीजिये ॥ ३७॥ हे पतिव्रते ! मै तुम्हारे चरणोंकी सेवा करना चाहता हूं,क्योंकि गुरुकी सेवा करनेसे पुण्य और अक्षयगति लाभ होती है ॥ ३८॥हे माता! मैं शपथकरके कहता हूं, कि मेरे अन्तःकरणमे अदिति और तुममें कुछ भेदबुद्धि नहीं है यह कह चरणोंका स्पर्शकर पैर दाबने लगे ॥ ३९ ॥

लोहशंकुरिवक्षितोगर्भोवैहृदयेमम ॥ येनकेनाऽप्युपायेनपातयाद्यशतक्रतो ॥ ३३ ॥ सामदानबलेनापिहिंसनीयस्त्वयासुतः ॥ दित्यागर्भोमहाभागममचेदिच्छसिप्रियम् ॥३४॥ व्यासउवाच ॥ श्रुत्वामातृवचःशक्रोविचिन्त्यमनसाततः ॥ जगामापरमातुःससमीपममराधिपः॥३५॥ ववंदेविनयात्पादौदित्याःपापमतिर्नृप ॥ प्रोवाचविनयेनाऽसौमधुरंविषगर्भितम् ॥३६॥ इंद्रउवाच॥मातस्त्वंव्रतयुक्ताऽसिक्षीणदेहाऽतिदुर्बला॥ सेवार्थमिहसंप्राप्तःकिंकर्तव्यंवदस्वमे ॥ ३७ ॥ पादसंवाहनंतेऽहंकरिष्यामिपतिव्रते ॥ गुरुशुश्रूषणात्पुण्यंलभतेगतिमक्षयाम् ॥ ३८ ॥ नमेकिमपिभेदोऽस्तितथादित्याशपेकिल ॥ इत्युक्त्वाचरणौस्पृष्ट्वासंवाहनपरोऽभवत् ॥ ३९ ॥ संवाहनसुखंप्राप्यनिद्रामापसुलोचना ॥ श्रांताव्रतकृशासुप्ताविश्वस्तापरमासती ॥ ४० ॥ तांनिद्रावशमापन्नांविलोक्यप्राविशत्तनुम् ॥ रूपंकृत्वाऽतिसूक्ष्मंचशस्त्रपाणिःसमाहितः ॥ ४१ ॥ उदरंप्रविवेशाऽऽशुतस्यायोगबलेनवै ॥ गर्भचकर्तवज्रेणसप्तधापविनायकः ॥ ४२ ॥ रुरोदचतदाबालोवज्रेणाभिहतस्तथा ॥ मारुदेतिशनैर्वाक्यमुवाचमघवानमुम् ॥ ४३ ॥ शकलानिपुनःसप्तसप्तधाकर्तितानिच ॥ तदाचैकोनपंचाशन्मरुतश्चाभवन्नृप ॥ ४४ ॥

व्रतसे थकी कृश सुलोचना दिति पैर दाबनेके सुखको प्राप्त हो और इन्द्रके वचनमे विश्वास कर गाढनिद्रामें निमग्न हुई ॥४० ॥ वज्रपाणि इन्द्रने उसको सोती देख अत्यन्त सूक्ष्मरूप धारणकर ॥ ४१ ॥ सावधानीसे योगबलके द्वारा उसके उदरमें शीघ्र प्रवेश किया और वज्रद्वारा उसके गर्भको छेदनकरके सातभागमें विभक्त कर डाला ॥ ४२ ॥ उदरमे स्थितहुए बालक वज्रद्वारा आहत होकर रोनेलगे, इन्द्र 'रोओ मत, रोओ मत' ऐसा कहकर बालककी वारंवार सांत्वना करनेलगे ॥ ४३ ॥ किन्तु बालकको निवृत्त हुआ न देखकर इस सप्तखंडमेंके प्रत्येकखण्डकोही पुनर्वार सातसातभागमे विभक्त किया. हे नृपवर ! उससेही उनचास मरुद्गणोंकी उत्पत्ति हुई ॥ ४४ ॥

दोहा—एहि तृतीयअध्यायमें, शिवा शम्भु मन लाय। अदितिशापकी कथाको, वर्णत हैं मन लाय ॥ १ ॥

व्यासजी बोले हे महाराज! इन हरिके अवतार और सम्पूर्ण देवतागणोंके अंशावतारमें अनेक कारण दिखाई देते हैं ॥ १ ॥ इस समय आप वसुदेव देवकी और रोहिणीके अवतारका कारण भलीभाँति श्रवण कीजिये ॥ २ ॥ एक दिन श्रीमान् कश्यप ऋषि यज्ञके लिये वरुण देवकी कामधेनु हरण करलाये. अनन्तर वरुणदेवके इस धेनुके लिये वारंवार प्रार्थना करनेपरभी उन्होंने इनको वह उत्तम धेनु नहीं दी॥ ३॥ तब वरुणदेव अत्यन्त दुःखित हुए और जगत्प्रभु ब्रह्माजीके निकट जाय विनय सहित अपना दुःख निवेदन करके उन्होंने कहा॥ ४॥ हे महाभाग! महर्षि कश्यप इस समय प्रायः उन्मत्त हैं. उन्होंने किसीप्रकारभी मुझको धेनु नहीं दी, मैंने माताके विरहमें अत्यन्त दुःखित वत्सगणोंकी रोदनध्वनि सुनकर उनको यह कहकर शाप दिया है कि, तुम नरलोकमें गोपाल होकर जन्म ग्रहण करो और तुम्हारी

॥ व्यासउवाच ॥ कारणानिबहून्यत्राप्यवतारेहरेःकिल ॥ सर्वेषांचैवदेवानामंशाऽवतरणेष्वपि॥ १॥ वसुदेवावतारस्यकारणंशृणुतत्त्वतः॥ देवक्याश्चैवरोहिण्याअवतारस्यकारणम् ॥ २ ॥ एकदाकश्यपःश्रीमान्यज्ञार्थधेनुमाहरत्॥ याचितोऽयंवहुविधंनददौधेनुमुत्तमाम् ॥ ३॥ वरुणस्तुततोगत्वाब्रह्माणंजगतःप्रभुम् ॥ प्रणम्योवाचदीनात्मास्वदुःखंविनयान्वितः ॥ ४॥ किंकरोमिमहाभागमत्तोऽसौनददातिगाम् ॥ शापोमयाविसृष्टोऽस्मैगोपालोभवमानुषे ॥ ५ ॥ भार्येद्वेअपितत्रैवभवेतांचातिदुःखिते ॥ यतोवत्सारुदंत्यत्रमातृहीनाःसुदुःखिताः ॥ ६ ॥ मृतवत्सादितिस्तस्माद्भविष्यतिधरातले ॥ कारागारनिवासाचतेनापिबहुदुःखिता ॥ ७ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्ययादोनाथस्यपद्मभूः ॥ समाहूयमुनिंतत्रतमुवाचप्रजापतिः ॥ ८ ॥ कस्मात्त्वयामहाभागलोकपालस्यधेनवः ॥ हृताःपुनर्नदत्ताश्चकिमन्यायंकरोषिवै ॥ ९ ॥ जानन्न्यायंमहाभागपरवित्तापहारणम् ॥ कृतवान्कथमन्यायंसर्वज्ञोऽसिमहामते ॥ १० ॥ अहोलोभस्यमहिमामहतोऽपिनमुंचति ॥ लोभंनरकदंनूनंपापाकरमसंमतम् ॥ ११ ॥

दोनो भार्या अतिशय दुःखको प्राप्त होकर उसी स्थानमें जन्मलाभ करैं ॥ ५ ॥ ६ ॥ हे ब्रह्मन्! वत्सगणोंका वह कष्ट देख अत्यन्त क्रोधमें भर फिर अदितिसे कहा कि, तुम पृथ्वीतलमें मृतवत्सा, कारावासिनी और अत्यन्त दुःखकी भागिनी होगी॥ ७॥ हे जनमेजय! पद्मयोनि ब्रह्माजीने वरुणके यह वचन सुन कश्यपजीको बुलाकर कहा॥ ८॥ हे महाभाग! आपने किसलिये लोकपाल वरुणदेवकी धनुहरण की है, और किसलिये पुनर्वार वह धेनु न देकर अन्याय किया है ॥ ९॥ हे भगवन्! आप सर्वज्ञ और मतिमान् होकर एवं न्यायका मर्म जानकरभी परधन हरण करके किसलिये अन्यायकार्यमें प्रवृत्त हुए हैं ? ॥ १० ॥ अहो! लोभकी क्या अपूर्व महिमा है? महत्पुरुषभी लोभके हाथसे मुक्त होनेमें समर्थ नहीं होते. लोभ पापकी खानि है, वह सज्जनगणोंके असम्मत और निःसंदेह नरकप्रद होताहै॥ ११॥

सन्देह रहताहै ॥४७॥ उन्होंने मनुष्यदेहधारण करके अनेक प्रकारकी विडम्बना भोग और अनेकप्रकारके दुष्टभाव अनुभव किये थे॥४८॥ क्योंकि मनुष्यजन्ममें कभी काम, क्रोध, अमर्ष, शोक और वैर कभी प्रीति॥ ४९ ॥ कभी सुख, कभी दुःख, कभी मानवतासुलभ दीनता, सुकृत, दुष्कृत, वचन और हनन, पोषण और चलन, ताप, विमर्श ( विचार ) और श्लाघा ॥५०॥ लोभ दम्भ और मोह ( कपट ) और शोच मनुष्योमेही यह सब और अन्यान्य अनेक प्रकारके भाव उत्पन्न होते है ॥ ५१ ॥ अत एव उन भगवान् विष्णुने नित्य सुख परित्याग करके किसलिये इस सब दुष्टभारसे युक्त मनुष्यजन्मको ग्रहण किया था ? ॥५२॥हे मुनिवर पृथ्वीतलपर मानुपजन्म ग्रहण करनेमें ऐसा क्या सुख है?कि उन साक्षात् हरिने भी जिसके लिये गर्भवास स्वीकार किया था॥५३॥हे मुनीन्द्र! जिस मनुष्यजन्मंमे गर्भवासमें, उत्पत्तिकालमे, बालभाव और यौवनमे भी दुःख एवं गार्हस्थ्य आचरणमें तो दुःखकी सीमा नहीं है॥५४॥हे द्विज सत्तम ! तो फिर

प्राप्यमानुपदेहंतुकरोतिचविडंबनम्॥भावान्नानाविधांस्तत्रमानुषेदुष्टजन्मनि ॥ ४८ ॥ कामःक्रोधोऽमर्षशोकौवैरंप्रीतिश्चकर्हिचित् ॥ सुखं दुःखंभयंनृणांदैन्यमार्जवमेवच ॥ ४९ ॥ दुष्कृतंसुकृतंचैववचनंहननंतथा ॥ पोषणंचलनंतापोविमर्शश्चविकत्थनम् ॥ ५० ॥ लोभोदंभस्त थामोहःकपटंशोचनंतथा ॥ एतेचान्येतथाभावामानुष्येसंभवंतिहि ॥ ५१ ॥ सकथंभगवान्विष्णुस्त्यक्त्वासुखमनश्वरम् ॥ करोतिमानुषंज न्मभावैरेतैरभिद्रुतम् ॥ ५२ ॥ किंसुखंमानुषंप्राप्यभुविजन्ममुनीश्वर ॥ किंनिमित्तंहरिःसाक्षाद्गर्भवासंकरोतिवै ॥५३॥ गर्भदुःखंजन्मदुःख बालभावेतथापुनः ॥ यौवनेकामजंदुःखंगार्हस्थ्येऽतिमहत्तरम् ॥ ५४ ॥ दुःखान्येतान्यवाप्नोतिमानुषेद्विजसत्तम ॥ कथंसभगवान्विष्णुरव तारान्पुनःपुनः ॥ ५५ ॥ प्राप्यरामाऽवतारंहिहारिणाब्रह्मयोनिना ॥ दुःखंमहत्तरंप्राप्तंवनवासेऽतिदारुणे ॥ ५६ ॥ सीताविरहजंदुःखंसंग्राम श्चपुनःपुनः ॥ कांतात्यागोऽप्यनेनैवमनुभूतोमहात्मना ॥ ५७ ॥ तथाकृष्णाऽवतारेऽपिजन्मरक्षागृहेपुनः ॥ गोकुलेगमनंचैवगवांचारणमि त्युत ॥ ५८ ॥ कंसस्यहननंकष्टाद्द्वारकागमनंपुनः ॥ नानासंसारदुःखानिमुक्तवान्भगवान्कथम् ॥ ५९ ॥ स्वेच्छयाकःप्रतीक्षेतमुक्तोदुःखा निज्ञानवान् ॥ संशयंछिंधिसर्वज्ञममचित्तप्रशांतये ॥ ६० ॥ इतिश्रीदे० महापुराणेचतुर्थस्कंधेद्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

वे भगवान् विष्णु किस लिये वारंवार मनुष्य जन्ममें अवतीर्ण हुये थे?॥५५॥देखो वेही ब्रह्मसंभव हरि रामावतारको प्राप्त होकर दारुण वनवासमे अत्यन्त महत् दुःखको प्राप्त हुए थे॥५६॥उन महात्माने जनकात्मजाके विरहजनित दुःख वारंवार संग्राम प्रियतम कान्ता(स्त्री) के वियोग इत्यादि महादुःखदायक समस्त विषय अनुभव किये थे॥५७॥इसी प्रकार कृष्णावतारके समय कारागृहमें जन्म ले गोकुलमें गमन और गौचारण॥५८॥कंसनाश,अतिकष्टसे द्वारकामें गमन इत्यादि अनेक प्रकारके संसारदुःख क्यों भोग किये थे? ॥५९॥ हे भगवन्! आप सभी जानते है अत एव कहिये कौन ज्ञानवान् मुक्तपुरुष दुःखलाभकी आकांक्षा करता है ?आप मेरे चित्तकी शान्तिके निमित्त यह महासंशय छेदन करके मुझपर दया प्रकाश कीजिये॥६०॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कंधे भाषाटीकायां द्वितीयोऽध्यायः २॥

निमित्त होते हैं;लोभ मोह तृष्णा द्वेष राग मद ॥२३॥ असूया ईर्षा अक्षमा अशान्ति हे नारद!यह पापही हैं;जबतक यह देहसे नहीं निकलते तबतक वह पाप युक्तही है ॥ २४ ॥ और तीर्थ करनेपरभी जो यह देहसे न निर्गत हों तो किसानकी समान इनका फल निरर्थकही है ॥ २५ ॥ जैसे किसानने श्रमसे दुर्घट भूमिको जोता और बहुमूल्य बीज बोया यह वृत्ति कल्याणकारिणी है॥२६॥फिर दिन रात क्लेश भोगकर फलमें इच्छा की,और हेमन्तसमय आनेपर फलपाकके समय सोगया,और उसकी खेती आदि उपजका फल अन्नादि व्याघ्रादिकोंने॥२७॥ तथा शलभोंने भक्षण करके निराश करदिया, इस प्रकार हे पुत्र ! पापयुक्त रहनेसे तीर्थ श्रमरूप है फल नहीं देता॥२८॥शास्त्रके दर्शनसे सत्वगुण समुत्कट और वृद्धिको प्राप्त होता है हे नारद ! तामसी वस्तुओंसे वैराग्य होनाहीउसका फल

असूयेर्ष्याक्षमाऽशांतिःपापान्येतानिनारद ॥ ननिर्गतानिदेहाच्चुतावत्पापयुतोनरः ॥ २४ ॥ कृतेतीर्थेयदेतानिदेहान्ननिर्गतानिचेत् ॥निष्फलः श्रमएवैकःकर्षकस्ययथातथा ॥२५॥ श्रमेणापीडितंक्षेत्रंकृष्टाभूमिःसुदुर्घटा ॥ उप्तंबीजंमहार्घंचहितावृत्तिरुदाहृता ॥२६॥ अहोरात्रंपरिक्लिष्टो रक्षणार्थंफलोत्सुकः ॥ कालेसुप्तस्तुहेमंतेवनेऽव्याघ्रादिभिर्भृशम् ॥ २७ ॥ भक्षितंशलभैःसर्वंनिराशश्चकृतःपुनः ॥ तद्वत्तीर्थश्रमःपुत्रकष्टदोनफलप्रदः ॥२८॥ सत्त्वंसमुत्कटंजातंप्रवृद्धंशास्त्रदर्शनात् ॥ वैराग्यंतत्फलंजातंतामसार्थेषुनारद ॥ २९ ॥ प्रसह्याभिभवत्येवतद्रजस्तमसीउभे ॥ रजःसमुत्कटंजातंप्रवृत्तंलोभयोगतः ॥ ३० ॥ तत्तथाभिभवत्येवतमःसत्त्वेतथाउभे॥तमस्तथोत्कटंभूत्वाप्रवृद्धंमोहयोगतः ॥ ३१ ॥ तत्सत्त्वरजसीचोभेसंगम्याभिभवत्यपि ॥ विस्तरंकथयाम्यद्ययथाभिभवतीतिवै ॥ ३२ ॥ यदासत्त्वंप्रवृद्धंवैमतिर्धर्मेस्थितातदा ॥ नचिंतयतिबाह्यार्थं रजस्तमःसमुद्भवम् ॥ ३३ ॥ अर्थंसत्त्वसमुद्भूतंगृह्णातिचनचान्यथा ॥ अनायासकृतंचार्थंधर्मंयज्ञंचवांछति ॥ ३४ ॥ सात्त्विकेष्वेवभोगेषुकामंवैकुरुतेतदा ॥ राजसेषुनमोक्षार्थीतामसेषुपुनःकुतः ॥ ३५ ॥

हैं॥२९॥यह रज और तम बलपूर्वक मनुष्यको आक्रमण करते हैं,लोभके योगसे प्रवृत्त होकर रज उत्कट होजाता है॥३०॥ तब वह तम और सत्व दोनोंको तिरस्कार करता है,और मोहसे तम उत्कट होकर॥३१॥सत्व औररज दोनोंको तिरस्कृत कर देता है.वह अभिभवकाविधान विस्तारपूर्वक कहता हूं॥३२॥जबसत्वगुण वृद्धिको प्राप्त होता है तब धर्ममें मति होती है, रज तमसे प्रगट हुए बाह्य अर्थकी चिंता नहीं करता ॥३३॥ और सत्वगुणसेउत्पन्नहुएही अर्थोंको ग्रहण करता है औरोंको नहीं,अनायास प्राप्त हुए अर्थसे यज्ञ और धर्मकी इच्छा करता है॥३४॥और सात्विक विभागोंमें ही मति करता है,मोक्षार्थी राजस पदार्थोंमेंहीइच्छानहीं

करता, तामसमें तो कौन कहै ? ॥३५॥ इसप्रकार पहले रजका जयकरनेसे फिर तमोगुणका जय होजाताहै हे पुत्र ! उस समय केवल सत्वगुण निर्मल स्थित रहता है ॥३६॥ जब रज वृद्धिको प्राप्त होताहै तब सनातन धर्मोंको त्यागकर राजसी श्रद्धासे अन्यथा धर्मोंको करताहै ॥ ३७ ॥ राजससे जो अर्थकी वृद्धि होती है उससे राजसीही भोग होते हैं, तब सत्व निर्गत होकर तमकाभी निग्रह होजाता है ॥ ३८ ॥ जिस समय तमकी उत्कट वृद्धि होतीहै उससमय वेद और धर्मशास्त्रपर विश्वास नहीं होता ॥ ३९ ॥ तामसी श्रद्धासे धनका व्यय करता है सर्वत्र द्रोह करता और शांतिको प्राप्त नहीं होताहै ॥ ४० ॥ वह क्रोधी दुर्मति शठ सत्वरजको जय किये विपरीतभावोंमें यथेच्छ वर्तताहै ॥४१॥ इकला सत्व रज वा तम नहीं रहता यह मिथुनधर्मी गुण सदा एक दूसरेका आश्रयकरके वर्ततेहैं॥४२॥रजके

एवंजित्वारजः पूर्वंततश्चतमसोजयः ॥ सत्त्वंचकेवलंपुत्रतदाभवतिनिर्मलम् ॥ ३६ ॥ यदारजःप्रवृद्धंवैत्यक्त्वाधर्मान्सनातनान् ॥ अन्यथाकुरुतेधर्मान्छ्रद्धांप्राप्यतुराजसीम् ॥ ३७ ॥ राजसादर्थसंवृद्धिस्तथाभोगस्तुराजसः ॥ सत्त्वंविनिर्गतंतेनतमसश्चापिनिग्रहः ॥ ३८ ॥ यदातमोविवृद्धंस्यादुत्कटंसबभूवह ॥ तदावेदेनविश्वासोधर्मशास्त्रेतथैवच ॥३९॥ श्रद्धांचतामसींप्राप्यकरोतिचधनात्ययम्॥द्रोहंसर्वत्रकुरुतेनशांतिमधिगच्छति ॥ ४० ॥ जित्वासत्त्वरजश्चैवक्रोधनोदुर्मतिःशठः ॥ वर्ततेकामचारेणभावेषुविततेषुच ॥ ४१ ॥ एकंसत्त्वंनभवतिरजश्चैकंतमस्तथा ॥ सहैवाश्रित्यवर्ततेगुणामिथुनधर्मिणः ॥ ४२ ॥ रजोविनानसत्त्वंस्याद्रजःसत्त्वंविनाक्वचित्॥ तमोविनानचैवैतेवर्ततेपुरुषर्षभ॥४३॥ तमस्ताभ्यांविहीनंतुकेवलंनकदाचन ॥ सर्वेमिथुनधर्माणोगुणाःकार्यांतरेषुवै ॥ ४४ ॥ अन्योन्यसंश्रिताःसर्वेतिष्ठंतिनवियोजिताः ॥ अन्योन्यजनकाश्चैवयतःप्रसवधर्मिणः ॥ ४५ ॥ सत्त्वंकदाचिच्चरजस्तमसीजनयत्युत ॥ कदाचित्तुरजःसत्त्वतमसीजनयत्यपि ॥ ४६ ॥ कदाचित्तुतमःसत्त्वरजसीजनयत्युभे ॥ जनयंत्येवमन्योन्यंमृत्पिंडश्चघटंयथा ॥ ४७ ॥ बुद्धिस्थास्तेगुणाःकामान्बोधयंतिपरस्परम् ॥ देवदत्तविष्णुमित्रयज्ञदत्तादयोयथा ॥ ४८ ॥ यथास्त्रीपुरुषश्चैवमिथुनौचपरस्परम् ॥ तथागुणाःसमायांतियुग्मभावंपरस्परम् ॥ ४९ ॥

बिना सत्व और सत्वके बिना रज कभी स्थित नहीं रहता है, हे पुरुषश्रेष्ठ ! न कभी यह तमके विना स्थित रहते हैं॥४३॥इनके बिना केवल तम स्थित नहीं रह सक्ता सवगुण कार्यान्तरमें मिथुनधर्मवालेहैं॥४४॥यहसब अन्योन्य आश्रयहोकर स्थित रहतेहैं वियुक्तनहीं और परस्पर एकदूसरेके प्रगटकरनेवालेहैं॥४५॥ कभी सत्वसे रज और तम प्रगट होताहै कभी रजसे सत्व और तम होताहै।४६।कभी तमसे सत्व और रज होताहै यह परस्पर एक दूसरेको इस प्रकारसे प्रगट करतेहैं जैसे मृत्तिका घटको प्रगट करतीहै॥४७॥ बुद्धिमें स्थितहुए यहगुण परस्पर एकदूसरको करतेहैं, जैसे देवदत्त विष्णुमित्र यज्ञदत्त इत्यादि ॥४८॥जैसे स्त्री पुरुष परस्पर

मिथुनधर्मी होते हैं इसीप्रकारसे गुण परस्पर युग्मभावको प्राप्त होते हैं ॥४९॥ रजके मिथुनमें सत्व और सत्वके मिथुनमें रज होता है, तमके मिथुनमें दोनों सत्व और रज होते हैं ॥५०॥ नारदजी बोले इस प्रकार हमारे पिताने गुणरूपका वर्णन किया, फिर यह सुनकर मैं पिताजीसे पूछनेलगा ॥ ५१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे तृतीयस्कंधे पण्डितज्वालाप्रसादमिश्रकृतभाषाटीकायामष्टमोऽध्यायः ॥८॥ नारदजी बोले आपने गुणोंका लक्षण कहा उससे आपके मुखकी अमृतरूप वाणीसे मैं तृप्त नहीं हूं ॥१॥ आप यथायोग्य गुणोंका वर्णन कीजिये, जिससे मैं चित्तमे परमशांतिको प्राप्त होवूं ॥२॥ व्यासजी बोले जब महात्मा नारदजीने इस प्रकार पूंछा तब रजोगुणसे उत्पन्न जगत्के कर्ता कहनेलगे ॥३॥ ब्रह्माजी बोले सुनो नारदजी ! मैं गुणोंका वर्णन करताहूं भलीप्रकार तौ मैं भी नहीं जानतापर यथामति कहता हूं॥४॥

रजसोमिथुनेसत्त्वंसत्त्वस्यमिथुनेरजः ॥ उभेतेसत्त्वरजसीतमसोमिथुनेविदुः ॥ ५० ॥ नारदउवाच ॥ इत्येतत्कथितंपित्रागुणरूपमनुत्तमम् ॥ श्रुत्वाप्येतत्सएवाहंततोऽपृच्छंपितामहम् ॥ ५१ ॥ इति श्रीदेवीभा०म०तृ०अष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ नारदउवाच ॥ गुणानांलक्षणंतातभव ताकथितंकिल ॥ नतृप्तोऽस्मिपिबन्मिष्टंत्वन्मुखात्प्रच्युतंरसम् ॥ १ ॥ गुणानांतुपरिज्ञानंयथावदनुवर्णय ॥ येनाहंपरमांशांतिमधिगच्छामि चेतसि ॥ २ ॥ व्यासउवाच ॥ इतिपृष्टस्तु पुत्रेणनारदेनमहात्मना ॥ उवाचचजगत्कर्तारजोगुणसमुद्भवः ॥ ३ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ शृणुनारदव क्ष्यामिगुणानांपरिवर्णनम् ॥ सम्यङ्नाहंविजानामियथामतिवदामिते ॥ ४ ॥ सत्त्वंतुकेवलंनैवकुत्रापिपरिलक्ष्यते ॥ मिश्रीभावाच्चतेषांवै मिश्रत्वंप्रतिभातिवै ॥ ५ ॥ यथाकाचिद्वरानारीसर्वभूषणभूषिता ॥ हावभावयुता कामंभर्तुःप्रीतिकरीभवेत् ॥ ६॥ मातापित्रोस्तथासैवबंधुव र्गस्यप्रीतिदा ॥ दुःखंमोहंसपत्नीषुजनयत्यपिसैवहि ॥ ७ ॥ एवंसत्त्वेनतेनैवस्त्रीत्वमापादितेनच ॥ रजसस्तमसश्चैवजनितावृत्तिरन्यथा ॥ ८ ॥ रजसास्त्रीकृतेनैवंतमसाचतथापुनः ॥ अन्योन्यस्यसमायोगादन्यथाप्रतिभातिवै ॥९॥ अवस्थानात्स्वभावेषुनवै जात्यंतराणिच ॥ लक्ष्यंतेविपरीतानियोगान्नारदकुत्रचित् ॥ १० ॥ यथारूपवतीनारीयौवनेनविभूषिता ॥ लज्जामाधुर्ययुक्ताचतथाविनयसंयुता ॥ ११ ॥

केवल सत्वगुण तो कहीं भी लक्षित नहीं होता है, मिश्रभाव होनेसे मिलाहुआ दीखताहै ॥५॥ जैसे कोई श्रेष्ठ नारी सब भूषणोंसे भूषित हो और हावभाव करके स्वामीकी प्रीतिकारिणी होती है ॥६॥ और माता पिता बंधु वर्गोंकोभी प्रसन्न करती है. सपत्नी सौतोंको दुःख और मोह प्रगट करती है॥७॥ इसप्रकारसे सत्वगुणके स्त्रीत्व प्राप्त होनेसे रज तमकी अन्यथावृत्ति प्रगट होती है ॥ ८ ॥ और रजके स्त्री होनेसे तथा तमसे एक दूसरेके समायोगसे अन्यथा वृत्ति होती है ॥ ९ ॥ स्वभावोंमें स्थित होनेसे जात्यन्तर नहीं होता है, हे नारद ! कहीं कहीं योगसे विपरीत दीखते हैं ॥ १० ॥ जैसे रूपवती स्त्री यौवनसे विभूषित हो लज्जा माधुर्य और

विनय संयुक्त है ॥ ११ ॥ कामशास्त्रकी विधि जाननेवाली धर्मशास्त्रमें सम्मत भर्ताकी प्रीति करनेवाली होकरभी सौतोंको दुःखदायक होती है ॥ १२ ॥ मोह दुःख स्वभावमें स्थित होकर प्राणियोंसे सत्वमें स्थित कहाजाता है, इसीप्रकार सत्वके विकारमेंभी दूसरे भाव प्रगट होतेहैं ॥ १३ ॥ वह चोरोंसे उपद्रुत साधुओंको सुखदायक होती है और दुःख मूढ तथा साधुओंको वही सुखदायक है ॥ १४ ॥ स्वभावसे विपरीत प्रतीतियोंको प्रगट करते हैं जैसे मेघावृत होनेसे महामेघसे आच्छन्न दुर्दिन होता है, बिजली चमकती और अंधकार व्याप्त होता है, और वर्षा करनेसे भूमिपर सींचतेहुए तमोरूप कहातेहैं ॥ १५ ॥ १६ ॥ और यही खेती करनेवाले कर्षकोंको बड़ा दुर्दिन है जिनकी खेती पकगई है. और बीज बोनेवालोंको यही सुखदायक है ॥ १७ ॥ यही विना छाये घरवाले दुर्भागी तथा तृण काष्ठ ग्रहण करनेवाले

कामशास्त्रविधिज्ञाचधर्मशास्त्रेऽपिसंमता ॥ भर्तुःप्रीतिकरीभूत्वासपत्नीनांचदुःखदा ॥१२॥ मोहदुःखस्वभावस्थासत्त्वस्थेत्युच्यतेजनैः॥तथा सत्त्वंविकुर्वाणमन्यभावंविभातिवै ॥१३ ॥ चौरैरुपद्रुतानांहिसाधूनांसुखदाभवेत् ॥ दुःखामूढाचदस्यूनांसैवसेनातथागुणा ॥१४॥ विपरीत प्रतीतिंवैजनयंतिस्वभावतः ॥ यथाचदुर्दिनंजातंमहामेघघनावृतम् ॥ १५ ॥ विद्युत्स्तनितसंयुक्तंतिमिरेणावगुंठितम् ॥ सिंचद्भूमिंप्रवर्षद्वैतमो रूपमुदाहृतम् ॥ १६ ॥ यदेतत्कर्षकाणांवैतदेवातीवदुर्दिनम् ॥ बीजोपस्करयुक्तानांसुखदंप्रभवत्युत ॥ १७ ॥ अप्रच्छन्नगृहाणांचदुर्भगानां विशेषतः ॥ तृणकाष्ठगृहीतानांदुःखदंगृहमेधिनाम् ॥ १८ ॥ प्रोषितभर्तृकाणांवैमोहदंप्रवदंत्यपि ॥ स्वभावस्थागुणाःसर्वेविपरीताविभांति वै ॥ १९ ॥ लक्षणानिपुनस्तेषांशृणुपुत्रब्रवीम्यहम् ॥ लघुप्रकाशकंसत्त्वंनिर्मलंविशदंसदा ॥ २० ॥ यदांऽगानिलघून्येवनेत्रादीनींद्रियाणि च ॥ निर्मलंचतथाचेतोगृह्णातिविषयान्नतान् ॥ २१ ॥ तदासत्त्वंशरीरेवैमंतव्यंचसमुत्कटम् ॥ जृंभास्तंभंचतंद्रांचचलंचैवरजः पुनः ॥ २२ ॥ यदातदुत्कटंजातंदेहेयस्यचकस्यचित् ॥ कलिंमृगयतेकर्तुंगंतुंग्रामांतरंतथा ॥ २३ ॥ चलचित्तश्चसोऽत्यर्थविवादेचोद्यतस्तथा ॥ गुरुमावर णंकामंतमोभवतितद्यदा ॥ २४ ॥

गृहस्थियोंको दुःख रूप है ॥ १८ ॥ जिनके पति परदेश गये हैं उनको वह मोह करनेवाला है, अपने स्वभावमें स्थित वह सब गुण विपरीत दिखाते हैं ॥ १९ ॥ हे पुत्र ! सुनो फिरभी मैं इनके लक्षण कहताहूं सत्व लघुप्रकाशक निर्मल और विशद है ॥ २० ॥ जब नेत्रादि इन्द्रिय और अंग लघु होते हैं निर्मल चित्त होकर विषयोंको ग्रहण नहीं करता ॥ २१ ॥ उस समय शरीरमें सत्त्वगुण स्थित होना चाहिये. जँभाई स्तंभ तंद्रा चंचलता होनेसे, रजका लक्षण जानना ॥ २२ ॥ जब यह जिसकिसीके देहमें उत्कट होता है उस समय क्लेश करना ग्रामान्तरगमन ॥ २३ ॥ चित्तका चलायमान होना विवादमें उद्यतता होती है ! अतिआवरण अर्थात् शरीरमें भारीपन होनेसे तम प्रगट होता है ॥ २४ ॥

करनी चाहिये, दूसरेको ताप देनेवाली तामसी श्रद्धा होती हैं॥ ११ ॥सत्वगुणका प्रकाश करना चाहिये,रजोगुणको रोकना चाहिये और शुभकी इच्छावाले जनको तमका संहार करना चाहिये ॥१२॥ यह परस्पर एक दूसरेके अभिभवसे विरोध करते हैं.यह सब ही एक दूसरेके आश्रय हैं. कभी निराश्रय नहीं रहते हैं॥ १३॥ कहीं भी केवल सत्व रज वा तम नहीं रहता,यह सब मिलेहुए एक दूसरेके आश्रय हैं ॥१४॥ इन दोनोंके आश्रयका विस्तार कहते हैं.हे नारद! जिसको जानकर तुम भवबंधनसे छूट जाओगे ॥१५॥ यह मेरा वचन युक्त जानकर इसमें सन्देह न करना चाहिये.फलके परिज्ञात होनेमें हम अनुभव करते हैं॥१६॥हे महामते! श्रवण दर्शनसे उसी समय फल दर्शनसे जो फलजनक ज्ञान है वही ज्ञान सुना और जो अनुभूव है तथा जो संस्कारके अनुभवसे जाना जाता है वह उस पदार्थके

सत्त्वंप्रकाशयितव्यंनियंतव्यंरजःसदा ॥ संहर्तव्यंतमःकामंजनेनशुभमिच्छता ॥१२॥अन्योन्याभिभवाच्चैतेविरुध्यंतिपरस्परम् ॥ तथाऽन्यो
न्याश्रयाःसर्वेनतिष्ठंतिनिराश्रयाः ॥ १३ ॥ सत्त्वंनकेवलंक्कापिनरजोनतमस्तथा ॥ मिलिताश्चसदासर्वेतेनान्योन्याश्रयाःस्मृताः ॥ १४ ॥
अन्योन्यमिथुनाश्चैवविस्तारंकथयाम्यहम् ॥ शृणुनारदयज्ज्ञात्वामुच्यतेभवबंधनात् ॥ १५ ॥ संदेहोऽत्रनकर्तव्योज्ञात्वेत्युक्तंमयावचः ॥
ज्ञातंतदनुभूतंयत्परिज्ञातंफलेसति ॥ १६ ॥ श्रवणाद्दर्शनाच्चैवसपद्येवमहामते ॥ संस्कारानुभवाच्चैवपरिज्ञातंनजायते ॥१७॥ श्रुतंतीर्थंपवित्रं
चश्रद्धोत्पन्नाचराजसी ॥ निर्गतस्तत्रतीर्थेवैदृष्टंचैवयथाश्रुतम् ॥ १८ ॥ स्नातस्तत्रकृतंकृत्यंदत्तंदानंचराजसम् ॥ स्थितस्तत्रकियत्कालंरजो
गुणसमावृतः ॥ १९ ॥ रागद्वेषान्ननिर्मुक्तःकामक्रोधसमावृतः ॥ पुनरेवगृहंप्राप्तोयथापूर्वंतथास्थितः ॥ २० ॥ श्रुतंचनानुभूतंवैतेनतीर्थंमुनी
श्वर ॥ नप्राप्तंचफलंयस्मादश्रुतंविद्धिनारद ॥ २१ ॥ निष्पापत्वंबलंविद्धितीर्थस्यमुनिसत्तम ॥ कृषेःफलंयथालोकेनिष्पन्नान्नस्यभक्षणम् ॥
॥ २२ ॥ पापदेहविकारायेकामक्रोधादयःपरे ॥ लोभोमोहस्तथातृष्णाद्वेषोरागस्तथामदः ॥ २३ ॥

अनुभवके बिना नहीं जानाजाता है,जिस कर्मका फल न दीखै वह कियाभी बिना किया है.किसीने पवित्र तीर्थकी कथा सुनी और फलप्राप्तिका निश्चय न जानकर वहां गमन करनेमें उसकी राजसी श्रद्धाका उदय हुआ फिर वहाँ जाय जैसा सुना था वैसाही दर्शन किया फिरउसी प्रकारकी चित्तवृत्तिसे।१७।१८।वहां स्थान करके सब कृत्य किया और राजसी दान दिया और रजोगुणयुक्त हो वहां कुछ कालतक निवास किया॥ १९॥काम क्रोधसेयुक्तहोनेसेकाम क्रोधसेमुक्तनहुआ,औरफिरभी घर आकर पूर्वकी समान स्थित हुए॥२०॥हे मुनीश्वर ! उसने तीर्थ सुना और अनुभवभी किया और जब फलकी प्राप्ति नहीं हुई तो उसको अश्रुत और अनुभव रहित जानिये ॥ २१ ॥ हे मुनिश्रेष्ठ!तीर्थका फल निष्पाप होना है जैसे लोकमें कृषिका फल अन्न भक्षण है ॥२२॥ पाप काम क्रोधादिक यह देहके विकारके

अग्निमें शब्द स्पर्श रूप तीन गुण हैं. जलमें शब्द स्पर्श रूप रस यह चार गुणहैं ॥५०॥ पृथ्वीमें शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध यह पांच गुण हैं, इसप्रकार पंचीकृत भूतोंके योगसे ब्रह्माण्डकी उत्पत्ति होती है ॥५१॥ यह ब्रह्माण्डके अंशसे प्रगट होकर सब जीव अपने कर्मफल भोगनेके निमित्त चौरासी लाख होते हैं ॥ ५२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे तृतीयस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥७॥ ॥ ब्रह्माजी बोले हे तात ! तुम्हारे पूँछनेसे यह सर्ग वर्णन किया है. अब मन लगाय गुणोंकी रूपसंस्था श्रवण करो ॥१॥ सत्वगुण प्रीत्यात्मक है,सुखसे सब पदार्थोंमें प्रीति होती है,सीधापन सत्य शौच श्रद्धा क्षमा धैर्य ॥२॥अनुकम्पा लज्जा शांति संतोष इनसे निश्चल सत्वगुणकी प्रतीति होती है ॥३॥सत्वका वर्ण श्वेत धर्ममें प्रीति करनेवाला है; नित्य सत् श्रद्धाका प्रगट करनेवाला और असत् श्रद्धाका

अग्नेःशब्दश्चस्पर्शश्चरूपमेतेत्रयोगुणाः ॥ शब्दस्पर्शरूपरसाश्चत्वारोवैजलस्यच ॥ ५० ॥ स्पर्शशब्दरसारूपंगंधश्चपृथिवीगुणाः ॥ एवंमिलितयोगैश्चब्रह्मांडोत्पत्तिरुच्यते ॥ ५१ ॥ सर्वेजीवामिलित्वैवब्रह्मांडांशसमुद्भवाः ॥ चतुरशीतिलक्षाश्चप्रोक्तावैजीवजातयः ॥ ५२ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेतृतीयस्कंधेसप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ सर्गोऽयंकथितस्तातयत्पृष्टोहंत्वयाऽधुना ॥ गुणानांरूपसंस्थांवै शृणुष्वैकाग्रमानसः ॥ १ ॥ सत्त्वंप्रीत्यात्मकंज्ञेयंसुखात्प्रीतिसमुद्भवः॥आर्जवंचतथासत्यंशौचंश्रद्धाक्षमाधृतिः ॥ २ ॥ अनुकंपातथालज्जा शांतिःसतोपएवच ॥एतैःसत्त्वप्रतीतिश्चजायतेनिश्चलासदा॥३॥श्वेतवर्णंतथासत्त्वंधर्मेप्रीतिकरंसदा ॥ सच्छ्रद्धोत्पादकंनित्यमसच्छ्रद्धानिवारकम्॥४॥सात्त्विकीराजसीचैवतामसी चतथापरा॥श्रद्धातुत्रिविधाप्रोक्तामुनिभिस्तत्त्वदर्शिभिः ॥ ५ ॥ रक्तवर्णंरजःप्रोक्तमप्रीतिकरमद्भुतम् ॥ अप्रीतिर्दुःखयोगत्वाद्भवत्येवसुनिश्चिता ॥६॥ प्रद्वेषोऽथतथाद्रोहोमत्सरःस्तंभएवच॥उत्कंठाचतथानिद्राश्रद्धातत्रचराजसी॥७॥ मानोदमस्तथागर्वोरजसाकिलजायते ॥ प्रत्येतव्यंरजस्त्वेतैर्लक्षणैश्चविचक्षणैः ॥ ८ ॥ कृष्णवर्णंतमःप्रोक्तंमोहनंचविषादकृत् ॥ आलस्यंचतथाज्ञानं निद्रादैन्यंभयंतथा ॥ ९ ॥ विवादश्चैवकार्पण्यंकौटिल्यंरोपएवच ॥ वैषम्यंवातिनास्तिक्यंपरदोपानुदर्शनम् ॥ १० ॥ प्रत्येतव्यंतमस्त्वेतैर्लक्षणैःसर्वथाबुधैः ॥ तामस्याश्रद्धयायुक्तंपरतापोपपादकम् ॥ ११ ॥

निवारण करनेवाला है ॥४॥ तत्त्वदर्शियोंने श्रद्धा सात्विकी राजसी तामसी तीन भेदवाली कही है ॥५॥रजका लाल वर्ण है,यह अप्रीतिकारक अद्भुत है; और अप्रीति दुःखसे होती है,इसमें सन्देह नहीं. इस कारण यह दुःखरूप है ॥६॥ द्वेष द्रोह मत्सरता स्तंभ उत्कंठा नींद और राजसी श्रद्धा इसमें होती है ॥७॥ मान मद गर्व रजसेही होता है, चतुर पुरुषोंको इन लक्षणोंसे रजोगुण जानना चाहिये॥८॥तमका कृष्णवर्ण है,यह मोहन और विषाद करनेवाला है.आलस्य.अज्ञान; निद्रा,दीनता,भय ॥९॥ विवाद,कृपणता,कुटिलता,रोष, विषमता, नास्तिकता; पराये दोषोंका देखना ॥ १० ॥ इन लक्षणोंसे पण्डितोंको तमोगुणकी पहँचान

वहिर्मुख मायाशक्त्याकारविशिष्ट ब्रह्मरूप मध्यमाधिकारियोंको उपासनीय है, अक्षरार्थ तो यह है कि पुरुष परमात्मासे लिंगदेहकी अपेक्षासे सूक्ष्म है यहवहिर्मुखमाया कारूप अन्तर्मुख मायाकारकी अपेक्षासे स्थूल शरीरउपासनीयकहा है ॥ ४० ॥ मेरा शरीर सूत्ररूप कहाजाता है, परमात्मा ब्रह्मका स्थूलशरीर कहाताहै॥ ४१॥ हे नारद ! इसको यत्नसे सुनो, इसके सुननेसे मुक्ति होजायगी, तन्मात्रा भूत सूक्ष्म यह पहले कथन करदिये हैं ॥ ४२॥ पंचीकरणद्वारा यह पंचभूतकी उत्पत्ति है, सो आप पंचीकरणका भेद सुनो ॥ ४३॥ पहले रसकी तन्मात्रा मनमें निश्चय करके उसे दो प्रकारसे कल्पना करे फिर उससे स्थूल जलकी कल्पना करै॥ ४४॥ इसी प्रकार अवशिष्ट चार भूतोंकेभी दो दो भाग करै, उनमें आधे भागको पृथक् करके अवशिष्ट अर्धभागके अंश पृथक् चारभाग करके अपने २ अर्धभागरहित उन अंशोमें मिलावै अर्थात् रसतन्मात्राके अर्धभाग जलमें रसतन्मात्राके अतिरिक्त भूतोंकी तन्मात्राके अर्ध भागोंके चारों खण्डोमें मिलावे. इस प्रकार स्थूल

ममचैवशरीरंवैसूत्रमित्यभिधीयते ॥ स्थूलंशरीरंवक्ष्यामिब्रह्मणःपरमात्मनः ॥ ४१ ॥ शृणुनारदयत्नेनयच्छ्रुत्वाविप्रमुच्यते ॥ तन्मात्राणिपु रोक्तानिभूतसूक्ष्मणियानिवै ॥ ४२ ॥ पंचीकृत्यतुतान्येवपंचभूतसमुद्भवः ॥ पंचीकरणभेदोऽयंशृणुसंवदतःकिल ॥ ४३ ॥ प्रथमंरसतन्मा त्रामुपादायमनस्यपि ॥ कल्पयेच्चतथातद्वैयथाभवतिचोदकम् ॥ ४४ ॥ शिष्टानांचैवभूतानामंशान्कृत्वापृथक्पृथक् ॥ उदकेमिश्रयेच्चांशान्कृ तेरसमयेततः ॥ ४५ ॥ तदाभूतविभागेचचैतन्येचप्रकाशिते ॥ चैतन्यस्यप्रवेशात्तुतदाऽहमितिसंशयः ॥ ४६ ॥ प्रतीयमानेतेनैवविशेषेणा भिमानतः ॥ आदिनारायणोदेवो भगवानितिचोच्यते ॥ ४७ ॥ घनीभूतेऽथभूतानांविभागेस्पष्टतांगते ॥ वृद्धिंप्राप्यगुणैश्चेत्थमेकैकगुणवृ द्धितः ॥ ४८ ॥ आकाशस्यगुणश्चैकः शब्दएवनचापरः ॥ शब्दस्पर्शौचवायोश्चद्वौगुणौपरिकीर्तितौ ॥ ४९ ॥

जलके होनेमें ॥ ४५ ॥ फिर इसीप्रकार और चार भूतोंके पंचीकरण विभाग होनेपर उन पंचीकृत पंचभूतोमें अधिष्ठानतासे चैतन्यके प्रतिबिम्बतासे प्रविष्ट होनेसे उस पंचभूतात्मक देहमें अहम् इसप्रकार तादात्म्यरूपवाली संशयमनोवृत्ति उठती है. अर्थात् उस देहमे अहम् ( मैं ) यह प्रगट होता है ॥ ४६ ॥ जब वह विशेषरूपसे प्रतीयमान होता है तब वह स्थूलदेहाभिमानविशिष्ट चैतन्य वैश्वानर इत्यादिसे आदिनारायण और भगवान् कहा जाता है॥ ४७॥ जब यह पंचीकरणसे घनीभूत होता है और आकाशादिरूपसे स्पष्टताको प्राप्त होता है, तब पूर्वोक्त इस तन्मात्रागुणों द्वारा कारण भूतसे वृद्धिको प्राप्त होकर,कारणगुण कार्य गुणोंका आरंभ करते हैं, अर्थात् एक २ गुणकी वृद्धिसे एक २ भूत होते हैं॥ ४८॥ आकाशका गुण एक शब्दही है, अन्य नहीं. वायुमें शब्द स्पर्श दो गुण रहते हैं॥ ४९॥

तमोगुणी द्रव्यशक्तिसे शब्द स्पर्श प्रगट होता है ॥ २७ ॥ रूप रस और गंध यह तन्मात्रा हैं, आकाशका शब्दही एक गुण है, वायुका स्पर्श गुण है ॥ २८ ॥
अग्निका गुण रूप और जलका गुण रस है, हे नारद ! पृथ्वीका गुण गन्ध है यह सूक्ष्मतन्मात्रा हैं ॥ २९ ॥ फिर आगे कही रीतिसे यह दश मिलकर द्रव्यशक्ति युक्त
होतेहैं, और तामस अहंकारकी वृत्तियुक्त यह ब्रह्माण्ड होता है ॥ ३० ॥ अब राजसीक्रियाशक्तिसे उत्पन्नोंको श्रवण करो. श्रोत्र, त्वचा, नासिका, चक्षु, घ्राण ॥ ३१ ॥
यह ज्ञानइन्द्रिय तथा कर्मेन्द्रिय वाक् पाणि चरण गुद गुह्य यह पांच हैं ॥ ३२ ॥ प्राण अपान व्यान समान उदान वायु यह पन्द्रह मिलकर राजसीसर्ग कहाता है ॥
॥ ३३ ॥ यह सम्पूर्ण साधन क्रियाशक्तियुक्त हैं इनका उपादान कारण चिद्वृत्ति कही जाती है ॥ ३४ ॥ यह सब ज्ञानशक्तिसे युक्त और सात्विकसे प्रगट हैं दिशा

रूपंरसश्चगंधश्चतन्मात्राणिप्रचक्षते ॥ शब्दैकगुणमाकाशंवायुःस्पर्शगुणस्तथा ॥ २८ ॥ सुरूपैकगुणोऽग्निश्चजलंरसगुणात्मकम् ॥ पृथ्वीगंधगु
णाज्ञेया सूक्ष्माण्येतानिनारद ॥ २९ ॥ दशैतानिमिलित्वातुद्रव्यशक्तियुतानिवै ॥ तामसाहंकारजःस्यात्सर्गस्तदनुवृत्तिकः ॥ ३० ॥ राज
स्याश्चक्रियाशक्तेरुत्पन्नानिशृणुष्वमे ॥ श्रोत्रंत्वग्रसनाचक्षुर्घ्राणंचैवचपंचमम् ॥ ३१ ॥ ज्ञानेंद्रियाणिचैतानितथाकर्मेंद्रियाणिच ॥ वाक्पाणि
पादपायुश्चगुह्यांतानिचपंचवै ॥ ३२ ॥ प्राणोऽपानश्चव्यानश्चसमानोदानवायवः ॥ पंचदशमिलित्वैवराजसःसर्गउच्यते ॥ ३३ ॥ साधना
निकिलैतानिक्रियाशक्तिमयानिच ॥ उपादानंकिलैतेषांचिदनुवृत्तिरुच्यते ॥३४॥ ज्ञानशक्तिसमायुक्ताःसात्त्विकाच्चसमुद्भवाः ॥ दिशोवायु
श्चसूर्यश्चवरुणश्चाश्विनावपि ॥ ३५ ॥ ज्ञानेंद्रियाणांपंचानांपंचाधिष्ठातृदेवताः ॥ चंद्रोब्रह्मातथारुद्रःक्षेत्रज्ञश्चचतुर्थकः ॥३६॥ इत्यंतःकरणा
ख्यस्यबुद्ध्यादेश्चाधिदैवतम् ॥ चत्वार्येवतथाप्रोक्ताःकिलाधिष्ठातृदेवताः ॥ ३७ ॥ मनसासहचैतानिनूनंपंचदशैवतु ॥ सात्त्विकस्यतुसर्गोऽ
यंसात्त्विकाख्यःप्रकीर्तितः ॥ ३८ ॥ स्थूलसूक्ष्मादिभेदेनद्वेरूपेपरमात्मनः ॥ ज्ञानरूपंनिराकारंनिदानंतत्प्रचक्षते ॥ ३९ ॥ साधकस्यतुध्या
नादौस्थूलरूपंप्रचक्षते ॥ शरीरंसूक्ष्ममेवेदंपुरुषस्यप्रकीर्तितम् ॥ ४० ॥

वायु सूर्य वरुण अश्विनीकुमार ॥ ३५ ॥ यह पांचों ज्ञानइन्द्रियोंके अधिष्ठातृदेवता हैं, चन्द्र ब्रह्मा रुद्र और क्षेत्रज्ञ ॥ ३६ ॥ यह वृत्तिके भेदसे चार प्रकारके हुए
अन्तःकरण बुद्धिआदिके भेद हैं, यह चारोंही अधिष्ठातृदेवता कहे हैं ॥ ३७ ॥ यह मनसे मिलकर पन्द्रह सत्त्वगुणसे प्रगट होनेसे सात्विकसर्ग कहाते हैं ॥ ३८ ॥
स्थूल सूक्ष्मके भेदसे परमात्माके दो रूप हैं, ज्ञानरूप निराकार सब विवर्तादि कारण है ॥ ३९ ॥ साधकको ध्यानादिमें स्थूलरूप कहा है, यह पुरुषका सूक्ष्म शरीर
कहा है; अन्तर्मुख बहिर्मुख भेदसे मायाशक्तिके दो रूप कहे हैं, उसमें अन्तर्मुखरूप तो पराहंतारूप उत्तमाधिकारी ज्ञानविषयक हैं, बहिर्मुखरूप उसकी अपेक्षासे स्थूल है,

चिन्तन करना चाहिये. यह दोनों एकरूप चिदात्मा निर्मल और निर्गुणहैं॥१४॥ जो शक्तिहै सो यह परमात्माहै जो परमात्माहै सो शक्तिहै हे नारद इनका कोई सूक्ष्म अन्तरभी नहीं जानसक्ता॥१५॥ हेनारद! सबशास्त्र और सांग वेदोंको पढकर विना ज्ञानके उनके नाममात्रके सूक्ष्मभेदको कोई नहीं जानता॥१६॥ यह स्थावरजंगमात्मक जगत् सब अहंकारका क्रिया है सो हे पुत्र ! सौ कल्पमेंभी किसप्रकार अहंकाररहित हो सक्ता है ? ॥१७॥हे पुत्र सगुण निर्गुणको नेत्रोंसे किस प्रकार देखसक्ताहै?हे महाबुद्धिसम्पन्न! इसकारण योग्यता जबतक न हो तबतक चित्तसे सगुणका विचार करता रहै॥१८॥ हेमुनिश्रेष्ठ! पित्तसे आच्छादितहुई यह जिह्वा और यह नेत्र कटुआदि रस और नेत्र रूपको जानते हैं.जिह्वा रसको जानतीहै, रूपको नहीं जानती ॥१९॥ जब चित्त गुणोंसे आच्छादितहै तो निर्गुणको

याशक्तिःपरमात्माऽसौयोऽसौसापरमामता ॥ अंतरंनैतयोःकोऽपिसूक्ष्मंवेदचनारद ॥ १५ ॥ अधीत्यसर्वशास्त्राणिवेदान्सांगांश्चनारद ॥ न जानातितयोःसूक्ष्ममंतरंविरतिंविना ॥ १६ ॥ अहंकारकृतंसर्वंविश्वंस्थावरजंगमम् ॥ कथंतद्रहितंपुत्रभवेत्कल्पशतैरपि ॥ १७ ॥ निर्गुणंसगुणःपुत्रकथंपश्यतिचक्षुषा ॥ सगुणंचमहाबुद्धेचेतसासंविचारय ॥ १८ ॥ पित्तेनाच्छादिताजिह्वाचक्षुश्चमुनिसत्तम ॥ कटुपित्तंविजानातिरसंरूपंनतत्तथा ॥ १९ ॥ गुणैःसमावृतंचेतःकथंजानातिनिर्गुणम् ॥ अहंकारोद्भवंतच्चतद्विहीनंकथंभवेत् ॥ २० ॥ यावन्नगुणविच्छेदस्तावत्तद्दर्शनंकुतः ॥ तंपश्यतितदाचित्तेयदाऽहंकारवर्जितः ॥ २१ ॥ नारदउवाच ॥ स्वरूपंदेवदेवेशत्रयाणामेवविस्तरात् ॥ गुणानांयत्स्वरूपोऽस्तिह्यहंकारस्त्रिरूपकः ॥२२॥ सात्त्विकोराजसश्चैवतामसश्चतथापरः॥ विभेदेनस्वरूपाणिवदस्वपुरुषोत्तम॥२३॥यज्ज्ञात्वाविप्रमुच्येऽहंज्ञानंतद्वदमेप्रभो ॥ गुणानांलक्षणान्येवविततानिविभागशः ॥ २४ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ त्रयाणांशक्तयस्तिस्रस्तद्ब्रवीमितवानघ ॥ ज्ञानशक्तिःक्रियाशक्तिरर्थशक्तिस्तथापरा ॥ २५ ॥ सात्त्विकस्यज्ञानशक्तीराजसस्यक्रियात्मिका ॥ द्रव्यशक्तिस्तामसस्यतिस्रश्चकथितास्तव ॥२६॥ तेषांकार्याणिवक्ष्यामिशृणुनारदतत्त्वतः ॥ तामस्याद्रव्यशक्तेश्चशब्दस्पर्शसमुद्भवः ॥ २७ ॥

कैसे जानसक्ता है फिर जो अहंकारसे उत्पन्न है वह निरहंकार कैसे हो सक्ता है ? ॥२०॥ और जबतक गुणोंका विच्छेद न हो तबतक उसका दर्शन कैसे हो सक्ता है ? जब अहंकाररहित होगा तब चित्तमें उसका दर्शन होगा ॥२१॥ नारदजी बोले हे देवेश ! इनतीनों गुणोंके स्वरूप और त्रिगुणात्मक अहंकारका कथन कीजिये॥२२॥ हे पुरुषोत्तम ! सात्विक राजस तामस इनके भेदोंसे रूपोंका वर्णन कीजिये ॥२३॥ जिसके जाननेसे मैं मुक्त होजाऊं वह ज्ञान मुझसे कहिये और गुणोके लक्षणभी विभागसे कहिये॥२४॥ब्रह्माजी बोले हे पापरहित ! इन तीनोंकी तीन गतियां मैं तुमसे कहता हूं; ज्ञानशक्ति क्रियाशक्ति और अर्थशक्ति होती हैं॥२५॥सात्विक गुणकी ज्ञानशक्ति रजोगुणकी क्रियाशक्ति और तमोगुणकी द्रव्यशक्ति होती है॥२६॥ हे नारद ! सुनो मैं तत्वसे इनके कार्य कहता हूं

और कैलासकी रचना कर यथेच्छ विहार करो.तुममें मुख्य तम और रज सत्त्व गौण रहेंगे ॥६६॥ असुरनाशके निमित्त तुम्हारा विहार होगा, इसी निमित्त रज और तमोगुण होंगे.तप करने और परमात्माके स्मरण करनेको॥६७॥शर्वरूप सत्त्वगुण शांतरूप तुमको सदा ग्रहण करना चाहियें, हे पापरहित!सर्वदा तुम सृष्टिकी स्थिति और अन्त करनेवाले होंगे॥६८॥इनके विना संसारमें और कुछ वस्तु न होगी, जो कुछ संसारमें दीखता है वह सब त्रिगुणात्मक है ॥६९॥निर्गुण वस्तु लोकमें न कभी दीखी है,न दीखेगी निर्गुण परमात्मा कभी दृश्य नहीं है॥७०॥मैं ही सगुणा सृष्टिके समय और अन्तके समय निर्गुणा होती हूं हे शंभो! मैं कल्याणकारिणी सदा कारणरूप हूं कार्य नहीं हूं॥७१॥कारण रूप मैं सगुण और पुरुषके समीप निर्गुणरूपसे स्थित रहती हूं;महत्तत्त्व अहंकार शब्दादिक गुण॥७२॥

कैलासंकारयित्वाचविहरस्वयथासुखम्॥मुख्यस्तमोगुणस्तेऽस्तुगौणौसत्त्वरजोगुणौ॥ ६६ ॥ विहरासुरनाशार्थंरजोगुणतमोगुणौ॥तपस्तत्तंथाकर्तुंस्मरणंपरमात्मनः ॥६७॥ शर्वसत्त्वगुणःशान्तोगृहीतव्यःसदाऽनघ॥सर्वथात्रिगुणायूयंसृष्टिस्थित्यंतकारकाः ॥ ६८ ॥ एभिर्विहीनंसंसारेवस्तुनैवात्रकुत्रचित् ॥ वस्तुमात्रंतुयद्दृश्यंसंसारेत्रिगुणंहितत् ॥६९॥ दृश्यंचनिर्गुणंलोकेनभूतंनोभविष्यति ॥ निर्गुणःपरमात्माऽसौनतुदृश्यःकदाचन ॥७० ॥ सगुणानिर्गुणाचाहंसमयेशंकरोत्तमा ॥ सदाऽहंकारणंशंभोनचकार्यंकदाचन ॥७१॥ सगुणाकारणत्वाद्वैनिर्गुणापुरुषांतिके ॥ महत्तत्त्वमहंकारोगुणाःशब्दादयस्तथा ॥७२॥कार्यकारणरूपेणसंसरंतेत्वहर्निशम् ॥ सदुद्भूतस्त्वहंकारस्तेनाहंकारणंशिवा॥७३॥ अहंकारश्चमेकार्यंत्रिगुणोऽसौप्रतिष्ठितः ॥ अहंकारान्महत्तत्त्वंबुद्धिःसापरिकीर्तिता ॥७४॥ महत्तत्त्वंहिकार्यंस्यादहंकारोहिकारणम् ॥ तन्मात्राणित्वहंकारादुत्पद्यंतेसदैवहि ॥ ७५॥ कारणंपंचभूतानांतानिसर्वसमुद्भवे ॥ कर्मेंद्रियाणिपंचैवपंचज्ञानेंद्रियाणिच ॥ ७६ ॥

वह सब कार्य कारणके रूपसे निरन्तर संसरण करते है. अहंकार दो प्रकारका है एक पराहंतारूप दूसरा महत्तत्वसे उत्पन्न है,पराहंतारूप अहंब्रह्मास्मिवृत्तिवाला है,पराहंतारूप सो अहंकार सृष्टिके समयमें पहले भाव व्यक्तरूप परावाणीरूप अहंअस्मिहै,सदुद्भूत अहंकार 'सदेव सोम्येदमग्र आसीदिति' है इसी हेतुसे मैं अव्यक्तरूपा कारण शिवाहूं ॥७३॥अहंकार मेरा कारण है,और वह त्रिगुणात्मकतासे प्रतिष्ठित है.अहंकारसे महत्तत्व होताहै और वह समष्टि बुद्धि कहाता है॥७४॥ महत्तत्व कार्य है और पराहंतारूप अहंकार महत्तत्वका कारण है और अहंकारसे तन्मात्रा उत्पन्न होती हैं॥७५॥ उन सूक्ष्म भूतकारण पंचमहाभूतसे पंचीकृत पंचमहाभूतोंकी उत्पत्ति होती है.जब प्रपंचकी उत्पत्तिका समय होता है;तब पांच कर्मेन्द्रिय पांच ज्ञानेन्द्रिय होती हैं,अर्थात् पंचभूतोंके सात्विक अंशसे पंच ज्ञानेन्द्रिय राजस अंशसे कर्मेन्द्रिय

और जो मूढचित्त मनुष्य भेद करेंगे, वे भेद तुम ब्रह्मा और शिव दूसरे देवता सब मेरे अंशोंसे प्रगट हैं यहतीनों देवता सबके मान्य और पूजनीय होंगे ॥५३॥
करनेसे अवश्य नरकगामी होंगे इसमें सन्देह नहीं॥५४॥जो हरि हैं वह साक्षात् शिव हैं जो शिव हैं सो स्वयं हरिहैं. इनमें भेद कल्पना करनेसे मनुष्य नरकगामी
होता है ॥ ५५ ॥ और इसमें सन्देह नहीं वह द्रोही होता है. हे विष्णु ! सुनो औरभी जो गुणोंके भेद हैं सो सुनो ॥ ५६ ॥ परमात्माके चिन्तनमें मुख्य सत्त्वगुण
और रज तम गौण हैं ॥ ५७ ॥ लक्ष्मीके सहित विकार और अनेक भेदोंमें सर्वदा रजोगुणसे युक्त होकर इसके सहित विहार करो ॥ ५८ ॥ वाग्बीज कामराज
और तृतीय मायाबीजरूप यह मंत्र मेरा दिया हुआ परमार्थदाता है ॥ ५९ ॥ इसको ग्रहणकर जपो और यथासुख विहार करो । हे विष्णो ! आपको मृत्यु और

त्वचवेधाःशिवस्त्वेतेदेवामद्गुणसंभवाः॥मान्याःपूज्याश्चसर्वेषांभविष्यंतिनसंशयः॥५३॥येविभेदकरिष्यंतिमानवामूढचेतसः॥ निरयंतेगमिष्यं
तिविभेदान्नात्रसंशयः॥५४॥योहरिःसशिवःसाक्षाद्यःशिवःसस्वयंहरिः ॥ एतयोर्भेदमातिष्ठन्नरकायभवेन्नरः॥५५॥ तथैवद्रुहिणोज्ञेयोनात्रकार्या
विचारणा ॥ अपरोगुणभेदोऽस्तिशृणुविष्णोब्रवीमिते॥५६॥मुख्यःसत्त्वगुणस्तेऽस्तुपरमात्मविचिंतने ॥ गौणत्वेऽपिपरौख्यातौरजोगुणतमोगु
णौ॥५७॥लक्ष्म्यासहविकारेषुनानाभेदेषुसर्वदा ॥ रजोगुणयुतोभूत्वाविहरस्वानयासह ॥५८॥ वाग्बीजंकामराजंचमायाबीजतृतीयकम् ॥
मंत्रोऽयंत्वंरमाकांत मद्दत्तःपरमार्थदः ॥५९॥ गृहीत्वाजपतंनित्यंविहरस्वयथासुखम् ॥ नतेमृत्युभयंविष्णोनकालप्रभवंभयम् ॥६०॥ यावदे
षविहारोमेभविष्यतिसुनिश्चयः ॥ संहरिष्याम्यहंसर्वंयदाविश्वंचराचरम् ॥ ६१ ॥ भवंतोऽपितदानूनंमयिलीनाभविष्यथ ॥ स्मर्तव्योऽ
यंसदामंत्रःकामदोमोक्षदस्तथा ॥ ६२ ॥ उद्गीथेनचसंयुक्तःकर्तव्यःशुभमिच्छता ॥ कारयित्वाथवैकुंठंवस्तव्यंपुरुषोत्तम ॥ ६३ ॥ विहरस्वय
थाकामांचिंतयन्मांसनातनीम् ॥ ब्रह्मोवाच ॥ इत्युक्त्वावासुदेवंसात्रिगुणाप्रकृतिःपरा ॥ ६४ ॥ निर्गुणाशंकरंदेवमवोचदमृतंवचः ॥ देव्यु
वाच ॥ गृहाणहरगौरींत्वंमहाकालींमनोहराम् ॥ ६५ ॥

कालभय न होगा ॥६०॥ और जबतक यह मेरा विहार होगा तबतक जगत् रहैगा, अन्तमें इस चराचर विश्वको मैं संहारकर जाऊंगी ॥६१॥ और फिर तुमभी
मुझमें लीन होजाओगे॥और काममोक्षदायक यह मंत्र आपको सदा स्मरण करना चाहिये ॥६२॥और शुभकी इच्छासे उद्गीथसंयुक्त करना चाहिये, हे पुरुषोत्तम !
वैकुंठकी रचना करके तुम उसमें निवास करो ॥६३॥ और मुझ सनातनीको हृदयमें धारणकर विहार करो, ब्रह्माजी बोले इस प्रकार वह त्रिगुणा प्रकृति वासुदेवसे
कथन करके ॥ ६४ ॥ निर्गुण शंकर देवसे अमृतकी समान वचन बोलीं, देवी बोलीं हे शंकर ! इस महाकाली मनोहर गौरीको तुम ग्रहण करो ॥ ६५ ॥

और कैलासकी रचना कर यथेच्छ विहार करो.तुममें मुख्य तम और रज सत्त्व गौण रहेंगे ॥६६॥ असुरनाशके निमित्त तुम्हारा विहार होगा, इस निमित्त रज और तमोगुण होंगे तप करने और परमात्माके स्मरण करनेको॥६७॥शर्वरूप सत्त्वगुण शांतरूप तुमको सदा ग्रहण करना चाहियें, हे पापरहित सर्वदा तुम सृष्टिकी स्थिति और अन्त करनेवाले होंगे॥६८॥इनके विना संसारमें और कुछ वस्तु न होगी, जो कुछ संसारमें दीखता है वह सब त्रिगुणात्मक है ॥६९॥निर्गुण वस्तु लोकमें न कभी दीखी है,न दीखैगी निर्गुण परमात्मा कभी दृश्य नहीं है॥७०॥मैं ही सगुणा सृष्टिके समय और अन्तके समय निर्गुणा होती हूं हे शंभो! मैं कल्याणकारिणी सदा कारणरूप हूं कार्य नहीं हूँ॥७१॥कारण रूप मैं सगुण और पुरुषके समीप निर्गुणरूपसे स्थित रहती हूं;महत्तत्त्व अहंकार शब्दादिक गुण॥७२॥

कैलासंकारयित्वाचविहरस्वयथासुखम्॥मुख्यस्तमोगुणस्तेऽस्तुगौणौसत्त्वरजोगुणौ॥ ६६॥ विहरासुरनाशार्थंरजोगुणतमोगुणौ॥तपस्तप्तुंतथाकर्तुंस्मरणंपरमात्मनः ॥६७॥ शर्वसत्त्वगुणःशान्तोगृहीतव्यःसदाऽनघ॥सर्वथात्रिगुणायूयंसृष्टिस्थित्यंतकारकाः ॥ ६८ ॥ एभिर्विहीनंसंसारेवस्तुनैवात्रकुत्रचित् ॥ वस्तुमात्रंतुयद्दृश्यंसंसारेत्रिगुणंहितत् ॥६९॥ दृश्यंचनिर्गुणंलोकेनभूतंनोभविष्यति ॥ निर्गुणःपरमात्माऽसौनतुदृश्यःकदाचन ॥७० ॥ सगुणानिर्गुणाचाहंसमयेशंकरोत्तमा ॥ सदाऽहंकारणंशंभोनचकार्यंकदाचन ॥७१॥ सगुणाकारणत्वाद्वैनिर्गुणापुरुषांतिके ॥ महत्तत्त्वमहंकारोगुणाःशब्दादयस्तथा ॥७२॥कार्यकारणरूपेणसंसरंतेत्वहर्निशम् ॥ सदुद्भूतस्त्वहंकारस्तेनाहंकारणंशिवा॥७३॥ अहंकारश्चमेकार्यंत्रिगुणोऽसौप्रतिष्ठितः ॥ अहंकारान्महत्तत्त्वंबुद्धिःसापरिकीर्तिता ॥७४॥ महत्तत्त्वंहिकार्यंस्यादहंकारोहिकारणम् ॥ तन्मात्राणित्वहंकारादुत्पद्यंतेसदैवहि ॥ ७५॥ कारणंपंचभूतानांतानिसर्वसमुद्भवे ॥ कर्मेंद्रियाणिपंचैवपंचज्ञानेंद्रियाणिच ॥ ७६ ॥

वह सब कार्य कारणके रूपसे निरन्तर संसरण करते हैं. अहंकार दो प्रकारकाहै एक पराहंतारूप दूसरा महत्तत्वसे उत्पन्न है,पराहंतारूप अहंब्रह्मास्मिवृत्तिवाला है,पराहंतारूप सो अहंकार सृष्टिके समयमें पहले भाव व्यक्तरूप परावाणीरूप अहंअस्मिहै,सदुद्भूत अहंकार 'सदेव सोम्येदमग्र आसीदिति' है इसी हेतुसे मैं अव्यक्तरूपा कारण शिवाहूं ॥७३॥अहंकार मेरा कारण है,और वह त्रिगुणात्मकतासे प्रतिष्ठित है.अहंकारसे महत्तत्व होताहै और वह समष्टि बुद्धि कहाता है॥७४॥ महत्तत्व कार्य है और पराहंतारूप अहंकार महत्तत्वका कारण है और अहंकारसे तन्मात्रा उत्पन्न होती हैं॥७५॥ उन सूक्ष्म भूतकारण पंचमहाभूतसे पंचीकृत पंचमहाभूतोंकी उत्पत्ति होती है.जब प्रपंचकी उत्पत्तिका समय होता है,तब पांच कर्मेन्द्रिय पांच ज्ञानेन्द्रिय होती हैं,अर्थात् पंचभूतोंके सात्विक अंशसे पंच ज्ञानेन्द्रिय राजस अंशसे कर्मेन्द्रिय

शिवा, वारुणी, कौबेरी, नारासिंही, वासवी, मैं हूं ॥ १४ ॥ सब कार्योंके प्रगट होतेही मैं उनमें प्रवेश किये हूं उसी निमित्तको विधानकर सब कार्य करती हूं ॥ १५ ॥ जलमें शीतलता, अग्निमे उष्णता, सूर्यमे ज्योति, चन्द्रमामें शीतलता रूपसे मैंही हूं ॥ १६ ॥ मुझसे त्यागे हुए विधाताभी स्पन्दन नहीं करसक्ते, यह संसारके सब जीवका निश्चय तुमसे कहती हूं ॥ १७ ॥ मेरे विना शंकर दैत्योंका संहार नहीं करसक्ते, शक्तिहीन मनुष्यको लोक दुर्बल कहकर बोलते हैं ॥ १८ ॥ रुद्रहीन है वा विष्णुहीन है ऐसा कभी कोई मनुष्य नहीं कहते हैं, पर निर्बलको शक्तिहीन सब कोई कहते हैं ॥ १९ ॥ पतित स्खलित भीत शांत शत्रुके वशीभूत हुआ प्राणी लोकमें अशक्त कहाता है, यह अरुद्र है ऐसा कोई नहीं कहता ॥ २० ॥ जिससे तुम रचना करते हो उसे कारण शक्ति जानो

उत्पन्नेषुसमस्तेषुकार्येषुप्रविशामितान् ॥ करोमिसर्वकार्याणिनिमित्तंतंविधायवै ॥ १५ ॥ जलेशीतंतथावह्नावौष्ण्यंज्योतिर्दिवाकरे ॥ निशानाथेहिमाकामंप्रभवामियथातथा ॥ १६ ॥ मयात्यक्तंविधेनूनंस्पंदितंनक्षमंभवेत् ॥ जीवजातंचसंसारेनिश्चयोऽयंब्रुवेत्वयि ॥ १७ ॥ अशक्तःशकरोहंतुंदैत्यान्किलमयोज्झितः ॥ शक्तिहीनंनरंब्रूतेलोकश्चैवातिदुर्बलम् ॥ १८ ॥ रुद्रहीनंविष्णुहीनंनवदंतिजनाःकिल ॥ शक्तिहीनंयथासर्वेप्रवदंतिनराधमम् ॥१९॥ पतितःस्खलितोभीतःशांतःशत्रुवशंगतः ॥ अशक्तःप्रोच्यतेलोकेनारुद्रःकोपिकथ्यते ॥ २० ॥ तद्विद्धिकारणंशक्तिर्यथात्वंचसिसृक्षसि ॥ भविताचयदायुक्तःशक्त्याकर्तातदाऽखिलम् ॥२१॥ तथाहरिस्तथाशंभुस्तथेंद्रोऽथविभावसुः ॥ शशीसूर्योयमस्त्वष्टावरुणःपवनस्तथा ॥२२ ॥ धरास्थिरातदाधर्तुंशक्तियुतायदाभवेत् ॥ अन्यथाचेदशक्तास्यात्परमाणोश्चधारणे ॥ २३ ॥ तथाशेषस्तथाकूर्मोयेऽन्येसर्वेचदिग्गजाः ॥ मद्युक्तावैसमर्थाश्चस्वानिकार्याणिसाधितुम् ॥ २४ ॥ जलंपिबामिसकलंसंहरामिविभावसुम् ॥ पवनंस्तंभयाम्यद्ययदिच्छामितथाचरम् ॥ २५ ॥ तत्त्वानांचैवसर्वेषांकदापिकमलोद्भव ॥ असतांभावसंदेहःकर्तव्योनकदाचन ॥२६ ॥ कदाचित्प्रागभावःस्यात्प्रध्वंसाभावएववा ॥ मृत्पिंडेषुकपालेषुघटाभावोयथातथा ॥ २७ ॥

जब शक्तिसे युक्त होते हो तब सबके कर्ता होते हो ॥२१॥ इसी प्रकार हरि, शिव, इन्द्र, अग्नि, चन्द्रमा, सूर्य, त्वष्टा, वरुण, पवन, शक्तिसम्पन्न हैं ॥ २२॥ शक्ति युक्त होकरही धराधारण करनेको समर्थ हुआ जाता है, अन्यथा परमाणुकाभी धारण नहीं हो सक्ता ॥ २३ ॥ इसीप्रकार शेष कूर्म और सब दिग्गज मुझसे संयुक्त होतेही कार्यसाधन कर चलते हैं ॥ २४ ॥ मैंही सब जलपान करके अग्निका सहार करसकती हूं, यदि इच्छा करूं तौ सब पवनका संहार करसकती हूं ॥ २५ ॥ हे ब्रह्माजी ! कभीभी किसी तत्वका असत् भावका संदेह न करना ॥ २६ ॥ कभी किसीका प्रागभाव प्रध्वंसाभाव होता है, जैसे मृत्पिण्ड सत् पदार्थ

रूप कपालोंमें घटका प्रागभाव होता है ॥ २७ ॥ अब यह पृथ्वी नहीं है कहां गई?ऐसे विचारमें इसके परमाणु स्थित हैं ऐसा विचारना चाहिये ॥ २८ ॥ यह जगत् शाश्वत क्षणिक शून्य नित्य अनित्य सकर्तृक और अहंकार ऐसे सात भेदोंसे विवक्षित है॥२९॥हे ब्रह्मा! महत्तत्त्वको ग्रहण करो जिससे अहंकार उत्पन्न है, फिर पूर्वकी समान सब भूतोंकी रचना करो ॥३०॥ अपने २ स्थानोंमें जाओ और लोक रचकर निवास करो और यथा योग्य अपने २ कार्य करो ॥३१॥ और इस सुरूपवान् सुहासिनी रजोगुणयुक्त महासरस्वतीनामकी शक्तिको ग्रहणकरो ॥ ३२ ॥ जो श्वेत वस्त्र धारण किये दिव्य भूषणसे युक्त वरासनपर स्थित है

अथात्रपृथिवीनास्तिक्वगतेतिविचारणे ॥ संजाताइतिविज्ञेयाअस्यास्तुपरमाणवः ॥ २८ ॥ शाश्वतंक्षणिकंशून्यंनित्यानित्यंसकर्तृकम् ॥ अहंकाराग्रिमंचैवसप्तभेदैर्विवक्षितम् ॥ २९ ॥ गृहाणाजमहत्तत्त्वमहंकारस्तदुद्भवः ॥ ततःसर्वाणिभूतानिरचयस्वयथापुरा ॥ ३० ॥ व्रजंतु स्वानिधिष्ण्यानिविरच्यनिवसंतुवः ॥ स्वानिस्वानिचकार्याणिकुर्वंतुदैवभाविताः ॥ ३१ ॥ गृहाणेमांविधेशक्तिंसुरूपांचारुहासिनीम् ॥ महासरस्वतींनाम्नारजोगुणयुतांवराम् ॥ ३२ ॥ श्वेतांबरधरांदिव्यांदिव्यभूषणभूषिताम् ॥ वरासनसमारूढांक्रीडार्थंसहचारिणीम् ॥ ३३ ॥ एषासहचरीनित्यंभविष्यतिवरांगना ॥ माऽवमंस्थाविभूतिंमेमत्वापूज्यतमांप्रियाम् ॥ ३४॥ गच्छत्वमनयासार्धंसत्यलोकंबताशुवै ॥ बीजा च्चतुर्विधंसर्वंसमुत्पादयसांप्रतम् ॥ ३५ ॥ लिंगकोशाश्चजीवैस्तैःसहिताःकर्मभिस्तथा ॥ वर्ततेसंस्थिताःकालेतान्कुरुत्वंयथापुरा ॥ ३६ ॥ कालकर्मस्वभावाख्यैःकारणैःसकलंजगत् ॥ स्वभावस्वगुणैर्युक्तंपूर्ववत्सचराचरम् ॥ ३७ ॥ माननीयस्त्वयाविष्णुःपूजनीयश्चसर्वदा ॥ सत्त्व गुणप्रधानत्वादधिकःसर्वतःसदा ॥ ३८ ॥ यदायदाहिकार्यंवोभविष्यतिदुरत्ययम् ॥ करिष्यतिपृथिव्यांवैअवतारंतदाहरिः ॥ ३९ ॥

यह सहचारिणी तुम्हारी क्रीडाके निमित्त है ॥ ३३ ॥ यह वरांगना तुम्हारी नित्य सहचारिणी होगी, इसे पूज्यतम और प्रिय मेरी विभूति जानकर इसका कभी तिरस्कार न करना ॥ ३४ ॥ इसके साथ तुम सत्यलोकको गमन करो और बीजसे चार प्रकारकी प्रजा प्रगट करो ॥ ३५ ॥ वे सब जीव अपने कर्मोंके सहित लिंगकोशसे वर्तमान हैं, अब उनको यथाकालमें प्रगट करो, जैसे पहले किये थे ॥ ३६ ॥ काल कर्म स्वभाव नामवाले कारणोंसे और अपने स्वाभाविक गुणोंसे पूर्ववत् सब जगत्को रचो ॥ ३७ ॥ विष्णुको सदा मानकर पूजन करना, यह सत्वगुण प्रधान होनेमे सबसे अधिक है ॥ ३८ ॥ जब जब तुम्हारा

दुरत्यय कार्य होगा, तब तब भगवान् पृथिवीमें अवतार लेंगे॥ ३९॥तिर्यक् तथा मानुषी आदि योनियोंमें अवतार लेगे और दानवोंका नाश करैंगे॥ ४०॥यह महाबली शंकर तुम्हारी सहायता करैंगे इसप्रकार सब देवताओंको प्रगटकर यथेच्छ विहार करो॥ ४१॥ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य अनेक दक्षिणावाले यज्ञोंसे विधिपूर्वक तुम्हारा सबका पूजन करैंगे ॥४२॥ सब कोई मेरा नाम उच्चारण करके सब यज्ञोंमें सदा सब देवता सन्तुष्ट होगे ॥ ४३॥ तमके प्रधान देवता होनेसेशिव सबके माननीय है और सब यज्ञ कार्योंमें यत्नसे इनका पूजन करना॥ ४४॥और जब फिर कभी दैत्योंसे देवताओंको भयहोगा, तबमेरी शक्ति उत्पन्न होकर भय दूर करगी ॥ ४५ वाराही, वैष्णवी, गौरी, नारसिंही, सदाशिवा, इत्यादि अनेक कार्य करैंगी, सो तुम जानो ॥ ४६॥ यह मेरा नवाक्षर मंत्रबीज ध्यानके सहित

तिर्यग्योनावथान्यत्रमानुषींतनुमाश्रितः ॥ दानवानांविनाशंवैकरिष्यतिजनार्दनः ॥ ४० ॥ भवोऽयंतेसहायश्चभविष्यतिमहाबलः ॥ समुत्पाद्यसुरान्सर्वान्विहरस्वयथासुखम् ॥ ४१ ॥ ब्राह्मणाःक्षत्रियावैश्यानानायज्ञैःसदक्षिणैः ॥ यजिष्यंतिविधानेनसर्वान्वःसुसमाहिताः ॥ ॥ ४२ ॥ मन्नामोच्चारणात्सर्वेमखेषुसकलेषुच ॥ सदातृप्ताश्चसंतुष्टाभविष्यध्वंसुराःकिल ॥ ४३ ॥ शिवश्चमाननीयोवैसर्वथायत्तमोगुणः॥यज्ञकार्येषुसर्वेषुपूजनीयःप्रयत्नतः ॥४४॥ यदापुनःसुराणांवैभयं दैत्याद्भविष्यति ॥ शक्तयोमेतदोत्पन्नाहरिष्यंतिसुविग्रहाः ॥ ४५ ॥ वाराहीवैष्णवीगौरीनारसिंहीसदाशिवा॥एताश्चान्याश्चकार्याणिकुरुत्वंकमलोद्भव ॥४६॥ नवाक्षरमिमंमंत्रंबीजध्यानयुतंसदा॥जपन्सर्वाणि कार्याणिकुरुत्वंकमलोद्भव ॥४७॥ मंत्राणामुत्तमोयंवैत्वंजानीहिमहामते ॥ हृदयेतेसदाधार्यःसर्वकामार्थसिद्धये ॥४८॥ इत्युक्त्वामांजगन्माताहरिंप्राहशुचिस्मिता ॥ विष्णोव्रजगृहाणेमांमहालक्ष्मींमनोहराम् ॥४९॥ सदावक्षःस्थलेस्थानेभवितानात्रसंशयः ॥ क्रीडार्थंतेमयादत्ताशक्तिःसर्वार्थदाशिवा ॥५०॥ त्वयेयंनावमंतव्यामाननीयाचसर्वदा ॥ लक्ष्मीनारायणाख्योऽयंयोगोवैविहितोमया ॥५१॥ जीवनार्थंकृतायज्ञादेवानांसर्वथामया ॥ अविरोधेनसंगेनवर्तितव्यंत्रिभिःसदा ॥ ५२ ॥

जपते हुए ब्रह्माजी तुम सबकार्य करो ॥ ४७ ॥ हे महामते ! तुम इसको सब मंत्रोंमे उत्तम जानो सब काम सिद्धिके निमित्त सदा हृदयमें धारण करो ॥ ४८ ॥ इस प्रकार जगन्माता मुझसे कहकर हरिसे बोलीं हे विष्णो ! इस परममनोहर महालक्ष्मीको लेकर जाओ ॥ ४९ ॥ यह तुह्मारे सदा वक्षस्थलमें स्थित होगी इसमें सन्देह नहीं है, यह मैंने कल्याणी शक्ति तुह्मारी क्रीडाके निमित्त दी है ॥ ५० ॥ इसका कभी तिरस्कार न करना और सदा मान करना, यह मैंने लक्ष्मीनारायण नामका योगविधान किया है, इसमें सन्देह नहीं ॥५१॥ देवताओंके जीवनके निमित्त यज्ञोंका विधान किया है; तुमको विरोधरहित होकर बर्तना चाहिये ॥ ५२॥

तुम ब्रह्मा और शिव दूसरे देवता सब मेरे अंशोंसे प्रगट हैं यहतीनों देवता सबके मान्य और पूजनीय होंगे ॥५३॥ और जो मूढचित्त मनुष्य भेद करेंगे, वे भेद करनेसे अवश्य नरकगामी होंगे इसमें सन्देह नहीं॥५४॥जो हरि हैं वह साक्षात् शिव हैं जो शिव हैं सो स्वयं हरिहैं.इनमें भेद कल्पना करनेसे मनुष्य नरकगामी होता है ॥ ५५ ॥ और इसमें सन्देह नहीं वह द्रोही होता है. हे विष्णु ! सुनो औरभी जो गुणोंके भेद हैं सो सुनो ॥ ५६ ॥ परमात्माके चिन्तनमें मुख्य सत्त्वगुण और रज तम गौण हैं ॥ ५७ ॥ लक्ष्मीके सहित विकार और अनेक भेदोंमें सर्वदा रजोगुणसे युक्त होकर इसके सहित विहार करो ॥ ५८ ॥ वाग्बीज कामराज और तृतीय मायाबीजरूप यह मंत्र मेरा दिया हुआ परमार्थदाता है ॥ ५९ ॥ इसको ग्रहणकर जपो और यथासुख विहार करो । हे विष्णो । आपको मृत्यु और

त्वचवेधाःशिवस्त्वेतेदेवामद्गुणसंभवाः॥मान्याःपूज्याश्चसर्वेषांभविष्यंतिनसंशयः॥५३॥येविभेदकरिष्यंतिमानवामूढचेतसः॥ निरयंतेगमिष्यंतिविभेदान्नात्रसंशयः॥५४॥योहरिःसशिवःसाक्षाद्यःशिवःसस्वयंहरिः ॥ एतयोर्भेदमातिष्ठन्नरकायभवेन्नरः॥५५॥ तथैवद्रुहिणोज्ञेयोनात्रकार्याविचारणा ॥ अपरोगुणभेदोऽस्तिशृणुविष्णोब्रवीमिते॥५६॥मुख्यःसत्त्वगुणस्तेऽस्तुपरमात्मविचिंतने ॥ गौणत्वेऽपिपरौख्यातौरजोगुणतमोगुणौ॥५७॥लक्ष्म्यासहविकारेषुनानाभेदेषुसर्वदा ॥ रजोगुणयुतोभूत्वाविहरस्वानयासह ॥५८॥ वाग्बीजंकामराजंचमायाबीजतृतीयकम् ॥ मंत्रोऽयंत्वंरमाकांत मद्दत्तःपरमार्थदः ॥५९॥ गृहीत्वाजपतंनित्यंविहरस्वयथासुखम् ॥ नतेमृत्युभयंविष्णोनकालप्रभवंभयम् ॥६०॥ यावदेपविहारोमेभविष्यतिसुनिश्चयः ॥ संहरिष्याम्यहंसर्वंयदाविश्वंचराचरम् ॥ ६१ ॥ भवंतोऽपितदानूनंमयिलीनाभविष्यथ ॥ स्मर्तव्योऽयंसदामंत्रःकामदोमोक्षदस्तथा ॥ ६२ ॥ उद्गीथेनचसंयुक्तःकर्तव्यःशुभमिच्छता ॥ कारयित्वाथवैकुंठंवस्तव्यंपुरुषोत्तम ॥ ६३ ॥ विहरस्वयथाकामांचिंतयन्मांसनातनीम् ॥ ब्रह्मोवाच ॥ इत्युक्त्वावासुदेवंसात्रिगुणाप्रकृतिःपरा ॥ ६४ ॥ निर्गुणाशंकरंदेवमवोचदमृतंवचः ॥ देव्युवाच ॥ गृहाणहरगौरींत्वंमहाकालींमनोहराम् ॥ ६५ ॥

कालभय न होगा ॥६०॥ और जबतक यह मेरा विहार होगा तबतक जगत् रहैगा, अन्तमें इस चराचर विश्वको मैं संहारकर जाऊंगी ॥६१॥ और फिर तुमभी मुझमें लीन होजाओगे॥और काममोक्षदायक यह मंत्र आपको सदा स्मरण करना चाहिये ॥६२॥और शुभकी इच्छासे उद्गीथसंयुक्त करना चाहिये, हे पुरुषोत्तम ! वैकुंठकी रचना करके तुम उसमें निवास करो ॥६३॥ और मुझ सनातनीको हृदयमें धारणकर विहार करो, ब्रह्माजी बोले इस प्रकार वह त्रिगुणा प्रकृति वासुदेवसे कथन करके ॥ ६४ ॥ निर्गुण शकर देवसे अमृतकी समान वचन बोलीं, देवी बोलीं हे शंकर ! इस महाकाली मनोहर गौरीको तुम ग्रहण करो ॥ ६५ ॥

ब्रह्मही है, ब्रह्मसे मैं भिन्न नहीं. शक्ति और शक्तिमान्का अभेद है. जो यह है सो मैं हूं जो मैं हूँ सो यह है मतिके विभ्रम होनेसे भेद भासता है ॥ २॥ हम दोनोंका जो सूक्ष्म अन्तर है इसको जो जान्ता है वही मतिमान् है, वह संसारसे पृथक् होकर मुक्त होता है. इसमें सन्देह नहीं ॥ ३ ॥ सनातन नित्य ब्रह्म एकही नित्य अद्वितीय उत्पादन इच्छावाले समयमें वह द्वैतरूपको प्राप्त होताहै ॥ ४ ॥ जैसे एकही दीपक उपाधिभेदसे दो प्रकारका होता है. अथवा जैसे एकही मुख उपाधि दर्पणभेदसे प्रतिबिम्बरूपसे अनेकरूप होता है, जैसे छाया उपाधि भेदसे पुरुष अनेक प्रकारका होताहै इसीप्रकार हमारा तुम्हारा प्रतिबिम्ब कार्य कारणरूपसे अनेक प्रकारका होता है॥ ५॥जब मायामें लय होकर सम्पूर्ण प्रपंच ब्रह्ममें लीन होकर फिर सृष्टि होती है तब सृष्टिके निमित्त भेद प्रगटहोता है, यह भेद दृश्य अदृश्यरूपसेदोप्रका

आवयोरंतरंसूक्ष्मंयोवेदमतिमान्हिसः ॥ विमुक्तःसतुसंसारान्मुच्यतेनात्रसंशयः ॥ ३ ॥ एकमेवाद्वितीयंवैब्रह्मनित्यंसनातनम् ॥ द्वैतभावं पुनर्यातिकालउत्पित्सुसंज्ञके ॥ ४ ॥ यथादीपस्तथोपाधेर्योगात्संजायतेद्विधा ॥ छायेवादर्शमध्येवाप्रतिबिंबंतथाऽऽवयोः ॥ ५ ॥ भेदउत्पत्तिकालेवैसर्गार्थंप्रभवत्यज॥दृश्यादृश्यविभेदोऽयंद्वैविध्येसतिसर्वथा॥६॥नाहंस्त्रीनपुमांश्चाहंनक्लीबंसर्गसंक्षये॥सर्गेसतिविभेदःस्यात्कल्पितोऽयंधियापुनः॥७॥अहंबुद्धिरहंश्रीश्चधृतिःकीर्तिः स्मृतिस्तथा॥श्रद्धामेधादयालज्जाक्षुधातृष्णातथाक्षमा॥८॥कांतिःशांतिःपिपासाचनिद्रातंद्राजराऽजरा॥विद्याविद्यास्पृहावांछाशक्तिश्चाशक्तिरेवच ॥९॥वसामज्जाचत्वक्चाहंदृष्टिर्वागनृतानृता॥परामध्याचपश्यंतीनाड्योऽहंविविधाश्चयाः॥१०॥किंनाहंपश्यसंसारेमद्वियुक्तंकिमस्तिहि॥सर्वमेवाहमित्येवंनिश्चयंविद्धिपद्मज॥११॥एतैर्मेनिश्चितैरूपैर्विहीनंकिंवदस्वमे॥तस्मादहंविधेचास्मिन्सर्गेवैवितताऽभवम्॥१२॥नूनंसर्वेषुदेवेषुनानानामधराह्यहम्॥ भवामिशक्तिरूपेणकरोमिचपराक्रमम् ॥१३॥ गौरीब्राह्मीतथा रौद्रीवाराहीवैष्णवीशिवा ॥ वारुणीचाथकौबेरीनारसिंहीचवासवी ॥ १४ ॥

रका है ॥ ६ ॥ सर्गक्षयमें मैं स्त्री पुरुष वा क्लीब नहीं हूं. सर्ग होनेपर भेद होता है,जो यह बुद्धिसे कल्पना कियागया है ॥ ७ ॥ बुद्धि, श्री, धृति, कीर्ति,स्मृति, श्रद्धा, मेधा, दया, लज्जा, क्षुधा, तृष्णा, क्षमा मैंही हूं ॥ ८ ॥ कांति, शांति, पिपासा, निद्रा, तन्द्रा, बुढापा,अजरता, विद्या, अविद्या,स्पृहा,वांछा,शक्तिअशक्ति मैं हूं ॥ ९ ॥ वसा, मज्जा, त्वचा, दृष्टि, वाणी, ऋत, अनृत, परा, मध्या, पश्यन्ती विविध नाडीरूपभी मैंही, हूं ॥ १० ॥ ऐसा संसारमे कुछ नहीं जो मेरे बिना हो सब मैं ही हूं. हे ब्रह्मा ! यह तुम निश्चय जानो॥ ११ ॥यह सब मेरे निश्चित रूप हैं, इनसे विहीन कुछ नही,सो आप मुझसे कहिये.हे ब्रह्मा इससे मैं सबसृष्टि में विस्तृत हूं ॥ १२ ॥ अवश्यही सब देवताओंमें मै अनेक नामवाली हूं, मैं शक्तिरूपसे अनेक पराक्रम करती हूं ॥ १३ ॥ गौरी, ब्राह्मी, रौद्री, वाराही, वैष्णवी,

संहार करनेको समर्थ हैं.तुम्हारे बिना कोईभी कुछ नहीं करसक्ते ॥ ३८ ॥ जैसे हम शंकर विष्णु आदि हैं वैसे क्या और न हुए हैं वा न होंगे; कौन इस विचित्र विवादमें मोहको प्राप्त नहीं होते ? परन्तु सत् है वा असत् यह अल्पबुद्धिवालोंका विवाद है ॥ ३९ ॥ निर्गुण ईश्वर तुम्हारे विनोदको देखता है इसपर कहते हैं. वह आदिदेव अकर्ता गुणोंमें स्पष्ट निरीह उपाधिरहित सत् और कलारहित है तोभी वह तुम्हारे इस विनोदको देखते हैं इस प्रकार विधिके ज्ञाता कहते हैं ॥ ४० ॥ मूर्तामूर्तके भेदवाले इस संसारमें तुमसे अधिक इस जगत्में और कोई नहीं है ॥ ४१ ॥ हे देवि ! मिथ्या वाक्यकी कल्पना करनी न चाहिये, अर्थात् अनुभवसे दो पदार्थ भासते हैं. श्रुति अद्वैतको कहती है, इससे श्रुति और अनुभवका महाविरोध हृदयमें शंका करता है ॥ ४२ ॥ जो कि वेद ब्रह्मको एक अद्वितीय कहते हैं

यथाऽहंहरिःशंकरःकिंतथाऽन्येनजातानसंतीहनोवाभविष्यन् ॥ नमुह्यंतिकेऽस्मिंस्तवात्यंतचित्रेविनोदेविवादास्पदेऽल्पाशयानाम् ॥ ३९ ॥ अकर्तागुणस्पष्टएवाद्यदेवोनिरीहोनुपाधिःसदेवाकलश्च ॥ तथापीश्वरस्तेवितीर्णंविनोदंसुसंपश्यतीत्याहुरेवंविधिज्ञाः ॥ ४० ॥ दृष्टादृष्टविभेदेऽस्मिन्प्राक्त्वत्तोवैपुमान्परः ॥ नान्यःकोऽपितृतीयोऽस्तिप्रमेयेसुविचारिते ॥ ४१ ॥ नमिथ्यावेदवाक्यंवैकल्पनीयंकदाचन ॥ विरोधोऽयंमयाऽत्यंतंहृदयेतुविशंकितः ॥ ४२ ॥ एकमेवाद्वितीयंयद्ब्रह्मवेदावदंतिवै ॥ साकिंत्वंवाप्यसौवाकिंसंदेहंविनिवर्तय ॥ ४३ ॥ निःसंशयंनमेचेतःप्रभवत्यविशंकितम् ॥ द्वित्वैकत्वविचारेऽस्मिन्निमग्नंक्षुल्लकंमनः ॥ ४४ ॥ स्वमुखेनापिसंदेहंछेत्तुमर्हसिमामकम् ॥ पुण्ययोगाच्चमेप्राप्तासंगतिस्तवपादयोः ॥ ४५ ॥ पुमानसित्वंस्त्रीवाऽसिवदविस्तरतोमम ॥ ज्ञात्वाऽहंपरमांशक्तिंमुक्तःस्यांभवसागरात् ॥ ४६ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यांसंहितायांतृतीयस्कंधेपंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ इति पृष्टामयादेवीविनयावनतेनच ॥ उवाचवचनंश्लक्ष्णमाद्याभगवतीहिसा ॥ १ ॥ देव्युवाच ॥ सदैकत्वंनभेदोऽस्तिसर्वदैवममास्यच ॥ योऽसौसाहमहंयोसौभेदोऽस्तिमतिविभ्रमात् ॥ २ ॥

सो क्या तुम आत्मरूपा हो वा यह ब्रह्म है इस संदेहको दूर करो ॥ ४३ ॥ मेरा चित्त शंकारहित नहीं होता है, यह क्षुद्रमन हित और एकत्वके विचारमें मग्न होता है ॥ ४४ ॥ अपने मुखसे तुम मेरा सन्देह दूर करो. बडे पुण्यके योगसे आपके चरणोंकी प्रीति मुझे प्राप्त हुई है॥ ४५ ॥ तुम स्त्री वा पुरुष क्या हो ? विस्तारसे मुझसे कहो मैं तुम परमशक्तिको जानकर भवसागरसे मुक्त हूंगा ॥४६॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे तृतीयस्कंधे भाषाटीकायां पंचमोऽध्यायः ॥५ ॥ब्रह्माजी बोले जब इस प्रकारसे विनय और नम्रतासे भगवतीसे पूँछा तौ वह आद्या भगवती मनोहर वचन बोली ॥ १ ॥ देवी बोली वास्तवमें एक सत् अर्थात्

चारित्रको नहीं जान्ते हैं, वे मुझे जगत्का कर्ता प्रभु कहते हैं, जो याजक स्वर्गकी कामनासे यजन करते हैं वे तुम्हारे प्रभावको नहीं जान्ते ॥ ३० ॥ आपने चार
प्रकारसे प्रजा रचनेमे मुझे ब्रह्मात्वमें निर्माण किया है. हे आदि ! मुझसे अधिक और कौन अधिकहै ? इसमेरे अहंकारवाले अपराधको क्षमाकरो॥ ३१॥जो आठ
प्रकारका श्रम करके योगमार्गमें प्रवृत्त हुएहैं. वे समाधिमें स्थित होते हैं, वे आपका मोक्षदायक नामनहीं जान्तेहैं.बहानेसेभी आपका उच्चारण किया नाम मुक्तिका
देनेवाला होता है ॥ ३२ ॥ आपका नाम छोड़कर तत्वसंख्याके विचारनेवाले विचार करते हैं सो हे भवानि ! क्या ये संसारमें न पडेंगे,अवश्य पडैगे, हे मातः !
आपही संसारसे मुक्ति देनेवाली हो ॥ ३३ ॥ हरि हर आदिके भजन करनेमें जिन्होंने परतत्व जाना है और यदि वे आधे निमेषकोभी अम्बिकाका परम नाम

त्वयानिर्मितोऽहंविधित्वेविहारंविकर्तुंचतुर्धाविधायादिसर्गम् ॥ अहंवेद्मिकोऽन्योविवेदादिमायेक्षमस्वापराधंत्वहंकारजंमे ॥ ३१ ॥ विचारेपरेतत्त्व
श्रमंयेऽष्टधायोगमार्गेप्रवृत्ताःप्रकुर्वंतिमूढाःसमाधौस्थितावै ॥ नजानंतितेनाममोक्षप्रदंवासमुच्चारितंजातुमातर्मिषेण॥ ३२ ॥ परंतत्त्वविज्ञानमाध्वैर्जनैर्यैर
संख्याविधानेपदेमोहितानामतेसंविहाय ॥ नकिंतेविमूढाभवाब्धौभवानित्वमेवासिसंसारमुक्तिप्रदावै ॥ ३३ ॥ परंतत्त्वविज्ञानमाध्वैर्जनैर्यैर
जेचानुभूतंत्यजंत्येवतेकिम् ॥ निमेषार्धमात्रंपवित्रंचरित्रंशिवाचांबिकाशक्तिरीशेतिनाम॥३४॥नकिंत्वंसमर्थाऽसिविश्वंविधातुंदृशैवाशुसर्वंचतु
र्धाविभक्तम् ॥ विनोदार्थमेवंविधिंमांविधायादिसर्गेकिलेदंकरोषीतिकामम् ॥३५॥ हरिःपालकःकिंत्वयाऽसौमधोर्वातथाकैटभाद्रक्षितःसिंधु
मध्ये ॥ हरःसंहृतःकिंत्वयासौनकालेकथंमेभ्रुवोर्मध्यदेशात्ससजातः ॥ ३६ ॥ नतेजन्मकुत्रापिदृष्टंश्रुतंवाकुतःसंभवस्तेनकोपीहवेद ॥ किला
द्यासिशक्तिस्त्वमेकाभवानिस्वतंत्रैः समस्तैरतोबोधिताऽसि ॥ ३७ ॥ त्वयासंयुतोऽहंविकर्तुंसमर्थोहरिस्त्रातुमंबत्वयासंयुतश्च ॥ हरःसंप्र
हर्तुंत्वयैवेहयुक्तःक्षमानाद्यसर्वेत्वयाविप्रयुक्ताः ॥ ३८ ॥

जपते हैं वे कभी फिर इस नामको नहीं त्यागतेहैं ॥३४॥ क्या तुम इस जगत्के विधान करनेमें समर्थ नहींहो ? समर्थ हो अपनी दृष्टिसेही जगत्को चारप्रकारसे
विभक्त करतीहो, अपने विनोदके निमित्त मुझ ब्रह्माको विधान करके आदिसर्गमें यह सब कुछ करतीहो ॥ ३५ ॥ हरिभी आपहीकी कृपासे पालक हैं, कारण कि
तुमने सागरमे मधुकैटभसे उनकी रक्षाकीहै और हर संहार करने वालेहैं वहभी तुम्हारे किये हैं, यदि ऐसा न होता तौ प्रलयके उपरान्त मेरी भौंसे किसप्रकार प्रगट
होते?॥ ३६ ॥हे भवानि ! आपका जन्म अवश्य कहीं देखा सुनानहीं तुम्हारा संभवकहांसेहै इसे कोई नहीं जान्ता,हे भवानि ! तुम एक आदिशक्तिहो सबसे स्वतंत्र
होनेके कारण तुमकोही बोधन करते हैं ॥ ३७ ॥ तुमसेही युक्तहोकर मैं जगत् करनेको और हरि तुमसेही युक्त होकर पालन करनेको और तुम्हारी शक्तिसे हर

तारनेको हमसे वर्णनकरो॥ २१ ॥ब्रह्माजी बोले जब अद्भुत तेजस्वी शिवजीने इसप्रकारसे कहा तब भगवतीने स्फुट नवाक्षर मंत्रका उच्चारण किया ॥ २२॥ [विधान नवमस्कंधमें कहेंगे ] उसको ग्रहणकर महादेव बहुत प्रसन्नहुए और देवीके चरणोंको प्रणाम कर वही स्थित हुए ॥ २३ ॥ उस काम और मोक्षदायक नर्वाणं मंत्रका जप करनेलगे. वाणी बीजके शुभ उच्चारणकर सहित जपतेहुए स्थितहुए ॥ २४ ॥ लोकके आनंद करनेवाले शंकरको इसप्रकार स्थित देखकर महामायाके चरणोंके समीप स्थित होकर मैं कहनेलगा॥ २५॥ हेमातः! वेदभी तुमको यथार्थ जाननेको पटु नहीहै कारण कि उन्होंनेभी यज्ञादि क्षुद्रकर्मोंमें तुमकोनहीं वर्णनकिया, परन्तु सर्वथातुम्हारा ज्ञान नहीं ऐसा नहींहै, तुम सम्पूर्ण यज्ञोंमें स्वाहानामसे विख्यात हो, हे मातः! तुम त्रिभुवनमें सर्वज्ञरूपसे विख्यातहो ॥ २६ ॥ मैं कर्ता हूं और सम्पूर्ण ब्रह्माण्डको

ब्रह्मोवाच ॥ इत्युक्तासातदादेवीशिवेनाद्भुततेजसा ॥ उच्चचारांबिकामंत्रंप्रस्फुटंचनवाक्षरम् ॥ २२ ॥ तंगृहीत्वामहादेवःपरांमुदमवापह ॥ प्रणम्यचरणौदेव्यास्तत्रैवावस्थितःशिवः ॥ २३ ॥ जपन्नवाक्षरंमंत्रंकामदंमोक्षदंतथा ॥ बीजयुक्तंशुभोच्चारंशंकरस्तस्थिवांस्तदा ॥ २४ ॥ तंतथाऽवस्थितंदृष्ट्वाशंकरंलोकशंकरम् ॥ अवोचंतांमहामायांसंस्थितोऽहंपदांतिके ॥ २५ ॥ नवेदास्त्वामेवंकलयितुमिहासन्नपटवोयतस्तेनोचुस्त्वांसकलजनधात्रीमविकलाम् ॥ स्वाहाभूतादेवीसकलमखहोमेषुविहितातदात्वंसर्वज्ञाजननिखलुजातात्रिभुवने ॥ २६ ॥ कर्ताऽहंप्रकरोमिसर्वमखिलंब्रह्मांडमत्यद्भुतंकोऽन्योस्तीहचराचरेत्रिभुवनेमत्तःसमर्थःपुमान् ॥ धन्योस्म्यत्रनसंशयःकिलयदाब्रह्मास्मिलोकातिगोमग्नोऽहंभवसागरेप्रविततेगर्वाभिवेशादिति ॥ २७॥ अद्याहंतवपादपंकजपरागादानगर्वेणवैधन्योऽस्मीतियथार्थवादनिपुणोजातःप्रसादाच्चते ॥ याचेत्वांभवभीतिनाशचतुरांमुक्तिप्रदांचेश्वरींहित्वामोहकृतंमहार्तिनिगडंत्वद्भक्तियुक्तंकुरु ॥ २८ ॥ अतोऽहंचजातोविमुक्तःकथंस्यांसरोजादमेयात्त्वदाविष्कृताद्वै ॥ तवाज्ञाकरःकिंकरोऽस्मीतिनूनंशिवेपाहिमांमोहमग्नंभवाब्धौ ॥ २९ ॥ नजानंतियेमानवास्तेवदन्तिप्रभुंमांतवाद्यंचरित्रंपवित्रम् ॥ यजंतीहयेयाजकाःस्वर्गकामानतेतेप्रभावंविदंत्येवकामम् ॥ ३० ॥

रचता हूं मुझसे अधिक चराचरमें और कौन पुरुषहै ? मैं धन्य हूं जो सबलोकमें श्रेष्ठ ब्रह्माहूं इस गर्वसे संसारसागरमें मग्नहोता विचरता हू ॥ २७॥परन्तु आज मैं तुम्हारे चरणकमलके पराग ग्रहण करनेके गर्वसे अवश्यही धन्य हुआ हू, अर्थात् तुम्हारे प्रसादसे यथार्थही मैं धन्य हुआ, संसारभय दूर करनेमें चतुर मैं आपसे याचना करताहूं आप मुक्तिदायक ईश्वरी हो भयदायक संसारके निगडरूप बंधन दूरकर भक्तियुक्त करो ॥ २८॥ हे शिवे! आपके चरणकमलके प्रभावसे प्रसन्न होकर यही इच्छा करताहूं कि इनसे पृथक् न हूं मैं तुम्हारा आज्ञाकारी किंकर हूं हे शिवे ! संसारसागरमें मग्न हुए मेरी रक्षा करो॥ २९ ॥जो मनुष्य तुम्हारे पवित्र

हे जननि! युवतिभावमें भी प्राप्त हुए हमको चरणकमलकी
नाश करसक्ती हो, अपने पति पुरुषसे सदा रमण करतीहो हे शिवे! हम तुम्हारी गति नहीं जान्ते॥ १२॥ हे जननि!युवतिभावमें भी प्राप्त हुए हमको चरणकमलकी
सेवा दीजिये, आपके चरणकमलकी भक्तिके बिना सुख कहां है?॥ १३॥ हे मातः! तुम्हारे चरणोंको छोडकर मेरे इच्छा कहींभी नहीं होती है, नरदेह प्राप्त होकर
त्रिभुवनकी अधीश्वरी तुमको प्राप्त होकर अन्यस्थानकी इच्छा नहीं है॥ १४॥ हे सुदति! भावको प्राप्त होकरभी तुम्हारे चरणकमलमें कुछभी अप्रीति मुझ नहीं है,
यदि आपके चरणकमलमें कुछभी अप्रीति मुझे नहीं है, यदि आपके चरणकमलका दर्शन न हो तो उस पुरुषतासे हम क्या करेंगे? ॥ १५॥ हे अम्बिके! त्रिलोकीमें
यह मेरी निर्मल कीर्ति होगी, जो युवतीभावको प्राप्त होकर जन्ममरणके नाश करनेवाले तुम्हारे चरणकमलका दर्शन किया ॥ १६॥ तुम्हारे चरणकमलके निकटकी

॥ १२ ॥ नरुचिरस्तिममांब जननिदेहिपदांबुजसेवनंयुवतिभावगतानपिनःसदा ॥ पुरुषतामधिगम्यपदांबुजाद्विरहिताःक्लभेमसुखंस्फुटम् ॥ १३ ॥ सुदतिनास्तिमनागपिमेरतिर्युवतिभावपदांबुजंतवविहायशिवेभुवनेष्वलम् ॥ निवसितुंनरदेहमवाप्यचत्रिभुवनस्यपतित्वमवाप्यवै ॥ १४ ॥ त्रिभुवनेषुभवत्वियमंबिकेममसदैवहिकीर्तिरनाविला ॥ युवतिभावमवाप्यपदांबुजंपरिचितंतवसंसृतिनाशनम् ॥ १५ ॥ पुरुषताक्सुखायभवत्यलंतवपदंनयदीक्षणगोचरः ॥ १६ ॥ भुविविहायतवांतिकसेवनंकइहवांछतिराज्यमकंटकम् ॥ त्रुटिरसौकिलयामवाप्यतवांतिके ॥ तपसियेनिरतामुनयोऽमलास्तवविहायपदांबुजपूजनम् ॥ जननितेविधिनाकिलवंचिताःपतियुगात्मतांननिकटंयदितेऽङ्घ्रिसरोरुहम् ॥ १७ ॥ तवपदाब्जपरागनिषेवणाद्भवतिमुक्तिरजेभवरिभवोविभवेपरिकल्पितः ॥ १८ ॥ नतपसानदमेनसमाधिनानचतथाविहितैःक्रतुभिर्यथा ॥ सागरात् ॥ १९ ॥ कुरुदयांदयसेयदिदेविमांकथयमंत्रमनाविलमद्भुतम् ॥ समभवंप्रजपन्सुखितोह्यहसुविशदंचनवार्णमनुत्तमम् ॥ २० ॥ प्रथमजन्मनिचाधिगतोमयातदधुनानविभातिनवाक्षरः ॥ कथयमांमनुमद्यभवार्णवाज्जननितारयतारयतारके ॥ २१ ॥

सेवाको त्यागकर ऐसा कौन है? जो भूमिमें जाकर अकंटक राज्य पानेकी वासना करे, तुम्हारे चरणकमल जिसके निकट नहीं होते वह इस दुर्भाग्यतासे बारंबार जन्म
लेकर एक युगतक उसका फल भोगता है॥ १७॥ हे मातः! जो निर्मलबुद्धि मुनिजन तुम्हारे चरणोंकी पूजा त्यागकर तपमें लगते हैं वे अवश्य विधातासे वंचितहुए अपने
तपरूप वैभवके विद्यमान होतेभी मोक्ष न पाकर अपने तीनो गुणोंसे पराजित रहतेहैं॥ १८॥ तप जितेन्द्रियता समाधि क्रतु(यज्ञ) इनके अनुष्ठान करनेसेभी बिना तुम्हारे
चरणकमल सेवन किये मुक्ति प्राप्त नहीं करसक्ते ॥ १९ ॥ हे देवि! हमारेऊपर कृपा करो यदि कृपा है तो अपना उत्तम मंत्र हमसे वर्णन करो जो मैं सुखपूर्वक जप
करूं आप प्रसन्न हो वह उत्तम नवार्ण मंत्र कहो ॥ २० ॥ प्रथम प्रादुर्भावमें हमको प्राप्त था इस समय हमको स्मरण नहीं हुआ, हे जननि ! वह भवार्णवसे

यह प्राणाग्निहोत्र है यह जानकर विधि करनेसे ब्रह्मत्वको प्राप्त होता है ॥ ४५ ॥ यह प्राणाग्निहोत्रविद्या संक्षेपसे कही है ॥ ४६ ॥ इति श्रीदेवी
भागवते महापुराणे एकादशस्कंधे भाषाटीकायां द्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥ नारायण बोले "अमृतापिधानम्" यह कहकर अर्थात् हे अमृतरूपी जल !
तुम हमारे भक्त अन्नके आच्छादकरूप हो, यह कह भोजनान्तमें एक गंडूष जलपान करै. फिर पात्रोंसे उच्छिष्ट भागियोंको दे॥ १ ॥जो कोई हमारे कुलमें बंधु आदि
तथा दासादि अन्नके कांक्षी हैं वे सब मेरे दिये अन्नसे तृतिको प्राप्त हों ॥ २ ॥ जो दुःखदायक अपुण्यस्थान है उसमें पद्मों अरबों वर्षों रहनेवाले अर्थियोंको
दिया हुआ यह उदक प्राप्त हो इससे उनकी अक्षय तृप्ति हो यह मंत्र पढकर जल दे ॥ ३ ॥ पवित्रग्रंथिको छोडकर मंडलभूमिमें निक्षेप करै जो उस कुशग्रंथिके

इदंनममचेत्येवंजातंप्राणाग्निहोत्रकम् ॥ एतज्ज्ञात्वाविधिंकृत्वाब्रह्मभूयायकल्पते ॥ ४५॥ प्राणाग्निहोत्रविद्येयंसंक्षेपात्कथिताहिते ॥ इति
श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेएकादशस्कन्धेद्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥ नारायणउवाच ॥ अमृतापिधानमित्येवमुच्चार्यसाधकोत्तमः ॥ उच्छिष्ट
भाग्भ्यःपात्रान्नंदद्याद्दंतेविचक्षणः ॥ १ ॥ येकेचास्मत्कुलेजातादासदास्योन्नकांक्षिणः ॥ तेसर्वेतृप्तिमायांतुमयादत्तेनभूतले ॥ २ ॥ रौरवेऽपु
ण्यनिलयेपद्मार्बुदनिवासिनाम् ॥ अर्थिनामुदकंदत्तमक्षय्यमुपतिष्ठतु ॥ ३ ॥ पवित्रग्रंथिमुत्सृज्यमंडलेभुविनिक्षिपेत् ॥ पात्रेतुनिक्षिपेद्यस्तुस
विप्रःपंक्तिदूषकः ॥ ४ ॥ उच्छिष्टस्तेनसंस्पृष्टःशुनाशूद्रेणचद्विजः ॥ उपोष्यरजनीमेकांपंचगव्येनशुध्यति ॥ ५ ॥ अनुच्छिष्टेनसंस्पृष्टःस्ना
नमेवविधीयते ॥ एकाहुतिप्रदानेनकोटियज्ञफलंलभेत् ॥ ६ ॥ पंचभिःपंचकोटीनांतदनंतफलंस्मृतम् ॥ प्राणाग्निहोत्रेवेत्रेयोह्यन्नदानंकरो
तिच ॥ ७ ॥ दातुश्चैवतुयत्पुण्यंभोक्तुश्चैवतुयत्फलम् ॥प्राप्नुतस्तौतदेवद्वावुभौतौस्वर्गगामिनौ ॥८॥ सपवित्रकरोभुंक्तेयस्तुविप्रोविधानतः ॥
ग्रासेग्रासेफलंतस्यपंचगव्यसमंभवेत् ॥ ९ ॥

पात्रमें डालता है वह ब्राह्मण पंक्तिदूषक है॥४॥जो उच्छिष्ट होकर कुत्ते और शूद्रको स्पर्श किया हो वा उच्छिष्टको छुआ हो तो एक रात व्रत रहकर पंचगव्यसे
शुद्धि होती है ॥५॥ जो स्वयं उच्छिष्ट अनुच्छिष्टसे स्पर्श होजाय तो स्नान करना चाहिये और एक आहुति देनेसे कोटि यज्ञका फल होता है ॥६॥पांच आहु
तिसे पांच कोटि यज्ञका फल कहा है तथा अनन्त होताहै जो प्राणाग्निहोत्र करने वालेको अन्नदान करता है ॥७॥ दाता भोक्ताको जो फल है उससे वह दोनोंही
स्वर्गगामी होते है ॥ ८ ॥ जो ब्राह्मण विधानसे पवित्र हाथकर खाता है उसको प्रत्येक ग्रासमें पंचगव्यके समान फल होता है ॥ ९ ॥

पूजाकालमें जो जप तर्पण तीनो कालकर्ता है होम ब्राह्मणभोजन मार्जनादि करता है उसको पंचांग पुरश्चरण कहते हैं ॥ १० ॥ अधःशयन करताहुआ धर्मात्मा इन्द्रिय और क्रोधजय किये लघु और मिष्टभोजी विनीत शान्त चित्त ॥ ११ ॥ नित्यही तीन सवनमें स्नान करनेवाला नित्य शुभ भाषण करनेवाला हो, स्त्री शूद्र पतित व्रात्य नास्तिक उच्छिष्टोंसे भाषण करता है ॥ १२ ॥ तथा चाण्डाल इनसे हे मुनिसत्तम ! भाषण न करै. जप होम अर्चनादिमें प्रवृत्त पुरुषको प्रणाम करै उससे भाषण न करै ॥ १३ ॥ मैथुनका आलाप और उसकी गोष्ठीभी त्यागन करै कर्म मन वचनसे यह सब अवस्थाओंमें त्यागदे ॥ १४ ॥ सर्वत्र मैथुनके त्यागसेही ब्रह्मचारी होता है, राजा और गृहस्थ दोनोंको ब्रह्मचर्य कहा है ॥ १५ ॥ ऋतुस्नाता होनेपर जो विधिपूर्वक स्त्री गमन है और संस्कार की

पूजाकालत्रयेनित्यंजपस्तर्पणमेवच ॥ होमोब्राह्मणभुक्तिश्चपुरश्चरणमुच्यते ॥१०॥ अधःशयानोधर्मात्माजितक्रोधोजितेंद्रियः ॥ लघुमिष्टहिताशीचविनीतःशांतचेतसा ॥ ११ ॥ नित्यंत्रिषवणस्नायीनित्यंसशुभभाषणः ॥ स्त्रीशूद्रपतितव्रात्यनास्तिकोच्छिष्टभाषणम् ॥ १२ ॥ चांडालभाषणंचैवनकुर्यान्मुनिसत्तम ॥ नत्वानैवचभाषेतजपहोमार्चनादिषु॥१३॥ मैथुनस्यतथालापंतद्गोष्ठीमपिवर्जयेत्॥कर्मणामनसावाचासर्वावस्थासुसर्वदा ॥१४॥ सर्वत्रमैथुनत्यागोब्रह्मचर्यंप्रचक्षते॥राज्ञश्चैवगृहस्थस्यब्रह्मचर्यमुदाहृतम् ॥ १५ ॥ ऋतुस्नातेषुदारेषुसंगतिर्याविधानतः ॥ संस्कृतायांसवर्णायामृतुंदृष्ट्वाप्रयत्नतः॥१६॥रात्रौतुगमनंकार्यंब्रह्मचर्यंहरेन्नतत् ॥ ऋणत्रयमसंशोध्यत्वनुत्पाद्यसुतानपि ॥१७॥ तथायज्ञाननिष्ठाचमोक्षमिच्छन्व्रजत्यधः ॥ अजागलस्ययज्जन्मतज्जन्मश्रुतिचोदितम् ॥ १८ ॥ अतःकार्यंतुविप्रेंद्रऋणत्रयविशोधनम् ॥ तेदेवानामृषीणांचपितॄणामृणिनस्तथा ॥ १९ ॥ ऋषिभ्योब्रह्मचर्येणपितृभ्यस्तुतिलोदकैः ॥ मुच्येद्यज्ञेनदेवेभ्यःस्वाश्रमंधर्ममाचरेत् ॥ २० ॥ क्षीराहारीफलाशीवाशाकाशीवाहविष्यभुक् ॥ भिक्षाशीवाजपेद्विद्वान्कृच्छ्रचांद्रायणादिकृत् ॥ २१ ॥

हुई भार्यामें प्रयत्नसे ऋतु देखकर ॥ १६ ॥ रात्रिमें जो गमन करता है वह ब्रह्मचर्य दूरकरनेवाला नहीं है विना देव ऋषि पितृ ऋणके शोधे संतान उत्पन्न किये विना ॥ १७ ॥ और यज्ञोंके किये विना मोक्षकी इच्छा करनेवाला अधोगमन करता है. श्रुतिने उसका जन्म अजागलस्तनकी समान निरर्थक कहा है ॥ १८ ॥ इसकारण ब्राह्मणको तीनों ऋणका शोधन करना चाहिये, देवता ऋषि और पितरोंके ऋणी हुए पुरुष ॥ १९ ॥ ब्रह्मचर्यसे ऋषियोंके, तिलोदकसे पितरोंके और यज्ञकरनेसे देवताओंके ऋणसे छूटते हैं, इसकारण अपने आश्रमका धर्म आचरण करै ॥ २० ॥ क्षीर आहारी फलाहारी शाकाहारी हविष्यभोजी वा भिक्षाशी कृच्छ्रचान्द्रायण किये हुए जप करै ॥ २१ ॥

लवण, खार अम्लपदार्थ; गृंजन कांस्यपात्रमें भोजन, ताम्बूल भक्षण, दोवार भोजन अशुद्ध वस्त्र धारण प्रमाद ॥ २२ ॥ श्रुति स्मृतिसे विरोध और रात्रिमें जप यह सब वर्जित हैं द्यूत स्त्री और अपवादमें वृथा समय न गमावै॥ २३ ॥ स्तोत्रपाठ तथा शास्त्र आगमके अवलोकनसे देवपूजा वितावै भूमिशय्या, ब्रह्मचर्य मौनचर्या ॥२४॥ नित्य तीनों सवनमें स्नान शूद्रकर्मसे वर्जना नित्यपूजा आनंद स्तुति कीर्तन ॥ २५ ॥ नैमित्तिक अर्चन गुरुदेवतामें विश्वास यह बारह धर्म जपनिष्ठके कहे हैं जिससे सिद्धि होती है ॥२६॥ नित्य सूर्यका उपस्थानकर सन्मुखगायत्री जपै, देवताकी प्रतिमा वा अग्निमें अर्चन करै ॥ २७ ॥ स्नानपूजा

लवणंक्षारमम्लंचगृंजनंकांस्यभोजनम् ॥ तांबूलंचद्विर्भुक्तंचदुष्टवासःप्रमत्तनम् ॥ २२ ॥ श्रुतिस्मृतिविरोधंचजपंरात्रौविवर्जयेत् ॥ वृथान्कालंगमयेद्द्यूतस्त्रीस्वापवादतः ॥२३॥ गमयेद्देवतापूजास्तोत्रागमविलोकनैः ॥ भूशय्याब्रह्मचारित्वंमौनचर्यातथैवच ॥ २४ ॥ नित्यंत्रिषवणस्नानंशूद्रकर्मविवर्जनम् ॥ नित्यपूजानित्यदानमानंदस्तुतिकीर्तनम् ॥२५॥ नैमित्तिकार्चनंचैवविश्वासोगुरुदेवयोः ॥ जपनिष्ठस्यधर्मायेद्वादशैतेसुसिद्धिदाः ॥ २६ ॥ नित्यंसूर्यमुपस्थायतस्यचाभिमुखोजपेत् ॥ देवताप्रतिमादौवावह्नौवाऽभ्यर्च्यतन्मुखः ॥ २७ ॥ स्नानपूजाजपध्यानहोमतर्पणतत्परः ॥ निष्कामोदेवतायांचसर्वकर्मनिवेदकः ॥ २८ ॥ एवमादींश्चनियमान्पुरश्चरणकृच्चरेत् ॥ तस्माद्द्विजःप्रसन्नात्माजपहोमपरायणः ॥ २९ ॥ तपस्यध्ययनेयुक्तोभवेद्भूतानुकंपकः ॥ तपसास्वर्गमाप्नोतितपसाविंदतेमहत् ॥ ३० ॥ तपोयुक्तस्यसिद्ध्यंतिकर्माणिनियतात्मनः ॥ विद्वेषणंसंहरणंमारणंरोगनाशनम् ॥ ३१ ॥ येनयेनार्थऋषिणायदर्थदेवतास्तुताः ॥ ससकामःसमृद्ध्येततेषांतेषांतथातथा ॥ ३२ ॥ तानिकर्माणिवक्ष्यामिविधानानिचकर्मणाम् ॥ पुरश्चरणमादौचकर्मणांसिद्धिकारकम् ॥ ३३ ॥ स्वाध्यायाभ्यसनस्यादौप्राजापत्यंचरेद्द्विजः ॥ केशश्मश्रुलोमनखान्वापयित्वाततःशुचिः ॥ ३४ ॥

जप ध्यान होममें तथा तर्पणमें तत्पर निष्कामहो देवतामें सब कर्म अर्पण करदे॥ २८॥ इसप्रकारके नियमोंसे पुरश्चरण करै और प्रसन्न मनहो द्विज जप होममें परायण रहै॥ २९॥ तप और अध्ययनमें युक्त प्राणियोंपर दया करनेवाला रहै तपसे हीस्वर्ग और तपसेही महत्व प्राप्त होताहै॥ ३०॥ जितेन्द्रिय तपस्वीके सबकर्म सिद्ध होते हैं विद्वेषण,संहरण,मारण,रोगनाशन॥ ३१॥ जिस२निमित्त ऋषियोंने देवताओंकी स्तुति की है उनके वह वह काम सिद्ध होते हैं॥ ३२॥ वह कर्म और उन कर्मोंके विधान कहता हूं पहले पुरश्चरण कर्मोंकी सिद्धि करने वाला है॥ ३३॥ पहले स्वाध्यायके अभ्यासके आदिमें ब्राह्मण प्राजापत्य व्रत करै, बाल,डाढी, मूछ, लोम,

नख इनको वपन कराय स्नानकर पवित्र रहे सत्यवादी पवित्रहो॥ ३४॥दिनरात वाणीको रोके पवित्रहो व्याहृतियोंका जप करै ॥ ३५॥ पहले ओंकारपूर्वक सावित्रीको जपकरै फिर पवित्र पापनाशी'आपोहिष्ठा'सूक्तका जपकर ॥ ३६॥ पुनन्ती,स्वस्तिमती,पावमानी ऋचाओंका पाठ करै, कर्मोंके आदि अन्तमें इन सबका प्रयोग करना चाहिये॥३७॥सहस्र, सौ अथवा दश गायत्री जपै ओंकार तीनों व्याहृतिपूर्वक(१००००)दशसहस्र गायत्री जपै ॥ ३८ ॥ जलसे आचार्य ऋषि छन्द देवताओंका तर्पण कर, अनार्य भाषाका भाषण न करै,शूद्र तथा गर्हितोंसे भाषण न करै॥ ३९॥उदकी(रजस्वला) स्त्री, पतित अन्त्यज इनसे भाषण न करै ब्राह्मण आचार्य गुरुसे निन्दा वा द्वेष न करै॥ ४०॥माता पिताका द्वेष वा उनका तिरस्कार कभी न करै और सब कृच्छ्रोंमें भी यही विधि करे॥ ४१॥प्राजापत्य

तिष्ठेदहनिरात्रौतुशुचिरासीतवाग्यतः ॥ सत्यवादीपवित्राणिजपेद्व्याहृतयस्तथा ॥ ३५ ॥ ॐकाराद्यास्तुताजप्त्वासावित्रींचतदित्यृचम् ॥ आपोहिष्ठेतिसूक्तंचपवित्रंपापनाशनम् ॥ ३६ ॥ पुनंत्यःस्वस्तिमत्यश्चपावमान्यस्तथैवच ॥ सर्वत्रैतत्प्रयोक्तव्यमादावंतेचकर्मणाम् ॥ ३७ ॥ आसहस्रादाशताद्वाप्यादशादथवाजपेत् ॥ ॐकारंव्याहृतीस्तिस्रःसावित्रीमथवाऽयुतम् ॥ ३८॥ तर्पयित्वाद्भिराचार्यानृषींश्छंदांसिदेवताः ॥ अनार्षेणनभाषेतशूद्रेणापिनगर्हितैः ॥ ३९ ॥नापिचोदक्ययावध्यापतितैर्नान्त्यजैर्नृभिः ॥ नदेवब्राह्मणद्विष्टैर्नाचार्यगुरुनिंदकैः ॥ ४० ॥नमातृपितृविद्विष्टैर्नावमन्येतकंचन ॥ कृच्छ्राणामेषसर्वेषांविधिरुक्तोनुपूर्वशः ॥ ४१ ॥ प्राजापत्यस्यकृच्छ्रस्यतथासांतपनस्यच ॥ पराकस्यचकृच्छ्रस्यविधिश्चांद्रायणस्यच ॥ ४२ ॥पंचभिःपातकैःसर्वैर्दुष्कृतैश्चप्रमुच्यते ॥ ततकृच्छ्रेणसर्वाणिपापानिदहतिक्षणात् ॥ ४३ ॥ त्रिभिश्चांद्रायणैःपूतोब्रह्मलोकंसमश्नुते ॥ अष्टभिर्देवताःसाक्षात्पश्येतवरदास्तदा ॥ ४४ ॥ छंदांसिदशभिर्ज्ञात्वासर्वान्कामान्समश्नुते ॥ त्र्यहंप्रातस्त्र्यहंसायंत्र्यहमद्यादयाचितम् ॥ ४५ ॥ त्र्यहंपरंचनाश्नीयात्प्राजापत्यंचरेद्द्विजः ॥ गोमूत्रंगोमयंक्षीरंदधिसर्पिःकुशोदकम् ॥ ४६ ॥ एकरात्रोपवासश्चकृच्छ्रंसांतपनंस्मृतम् ॥ एकैकंग्रासमश्नीयादहानित्रीणिपूर्ववत् ॥ ४७ ॥

कृच्छ्र सांतपन पराक कृच्छ्रकी विधि चान्द्रायणकी विधि करनेसे॥ ४२॥ब्रह्महत्यादि पांच महापातक और सब पापोंसे मुक्त होता है,तप्तकृच्छ्र व्रतसे क्षणमें, सब पाप दूर होते हैं॥ ४३॥तीन चान्द्रायण से पवित्रहो ब्रह्मलोकमें गमन करता है,आठ करनेसे वरदायक देवताओंका दर्शन कर सक्ता है॥ ४४॥ दश चान्द्रायणोंसे छन्दोंको जानकर सब कामनाओंको प्राप्त होता है.तीन दिन प्रभात तीन दिन संध्यासमय तीन दिन अयाचित भोजन ॥ ४५॥ तीन दिन निराहार रहना. इसप्रकार बारहदिन करनेसे प्राजापत्य व्रत होता है.गोमूत्र गोबर दूध दही घी कुशाका जल यह पहलेदिन सेवनकर॥ ४६॥परदिन एकरातका उपवास करै यह कृच्छ्र सांत

पन है और पूर्ववत् तीन दिन एक एक ग्रास खाय ॥ ४७ ॥ फिर तीन उपवास करै यह कृच्छ्र व्रत है यही तिगुना करनेसे महासांतपन होता है. तीनदिन गोमूत्र ३ दिन गोवर ३ दिन दही ३ दिन क्षीर ३ दिन घी पीनेसे महासांतपन व्रत होता है यह सब पाप दूर करता है ॥ ४८ ॥ जल क्षीर घृत इनको प्रति तीन दिन गरमकर पिये तथा वायु आहार तीनदिन करे एकवार स्नान और सावधान रहै यह तप्तकृच्छ्रव्रत होता है ॥४९ ॥ जो प्राजापत्य विधिसे नियत होकर जितेन्द्रियहो जलमात्र पान कर रहै बारह दिन भोजन न करै ॥ ५० ॥ यह पराक नामक कृच्छ्र सब पापका दूर करनेवाला है. कृष्णपक्षमें एक एक ग्रास घटावै शुक्लपक्षमें एक एक बढावै ॥ ५१ ॥ अमावस्याको भोजन न करै यह चान्द्रायणकी विधि है. तीनों सवनमें स्नान करै यह चान्द्रायणहै ॥ ५२ ॥ आह्निक

त्र्यहं चोपवसेदित्थमतिकृच्छ्रंचरेद्द्विजः ॥ एवमेवत्रिभिर्युक्तमहासांतपनंस्मृतम् ॥ ४८ ॥ तप्तकृच्छ्रंचरन्विप्रोजलक्षीरघृतानिलान् ॥ प्रतित्र्यहं पिबेदुष्णान्सकृत्स्नायीसमाहितः ॥ ४९ ॥ नियतस्तुपिबेदापःप्राजापत्यविधिःस्मृतः ॥ यतात्मनोऽप्रमत्तस्यद्वादशाहमभोजनम् ॥ ६० ॥ पराकोनामकृच्छ्रोयंसर्वपापप्रणोदनः ॥ एकैकंतुग्रसेत्पिंडंकृष्णेशुक्लेचवर्धयेत् ॥ ६१ ॥ अमावास्यांनभुंजीतएवंचांद्रायणेविधिः ॥ उपस्पृश्यत्रिषवणमेतच्चांद्रायणंस्मृतम् ॥६२॥ चतुरःप्रातरश्नीयाद्विप्रःपिंडान्कृताह्निकः ॥ चतुरोस्तमितेसूर्येशिशुचद्रायणंस्मृतम् ॥६३॥ अष्टावष्टौसमश्नीयात्पिंडान्मध्यंदिनेस्थिते ॥ नियतात्माहविष्यस्ययतिचांद्रायणंव्रतम् ॥६४॥ एतद्रुद्रास्तथादित्यावसवश्चचरंतिहि ॥ सर्वेकुशलिनोदेवामरुतश्चसुवासह ॥ ६५ ॥ एकैकंसप्तरात्रेणपुनातिविधिवत्कृतम् ॥ त्वगसृक्पिशितास्थीनिमेदोमज्जावसास्तथा ॥ ६६ ॥ एकैकंसप्तरात्रेणशुद्ध्यत्येवनसंशयः ॥ एभिर्व्रतैर्विपूतात्माकर्मकुर्वीतनित्यशः ॥ ६७ ॥ एवंशुद्धस्यकर्माणिसिद्ध्यंत्येवनसंशयः ॥ शुद्धात्माकर्मकुर्वीतसत्यवादीजितेंद्रियः ॥ ६८ ॥

जो मध्य दिनमे आठ आठ समान ग्रास भोजन करै नियतात्मा होकर हविष्य ग्रास भोजन करै यह यतिचान्द्रायण है ॥ ५४ ॥ इसको रुद्र आदित्य और वसुभी करते हे इसीसे सबदेवता निरापद हुए थे और मरुत्भी इसीको करके प्रसन्न हुए थे ॥ ५५ ॥ यह एक एक विधिपूर्वक किया हुआ सातरातमेंही क्रमसे त्वचा, रुधिर, मांस, अस्थि, मेद, मज्जा, वसा, एक एक धातुको पवित्र करता है ॥ ५६ ॥ निःसन्देह यह सात रातमें एकएक शुद्ध होजातेहैं, इन व्रतोंसे पवित्र हो नित्यकर्म करै ॥५७ ॥ इसप्रकार शुद्धहुएके कर्म अवश्य सिद्ध होते हैं. सत्यवादी जितेन्द्रिय शुद्धात्मा होकर कर्मकरै ॥ ५८ ॥

कर्म समाप्त कर चार पिण्ड प्रभात और चारपिण्ड संध्याको भोजन करै इसका नाम शिशुचान्द्रायणहै ॥५३॥

तौ वह निःसन्देह अपनी इष्ट कामनाओंको प्राप्त होता है, सब कर्मोंसे रहित हो तीनरात उपवास करै ॥५९॥ अथवा तीनरात व्रत करके कर्म समाप्त करै इस प्रकार विधान करनेसे पुरश्चरणका फल मिलता है ॥ ६० ॥ गायत्रीका पुरश्चरण सब कामना देनेवालाहै. हे देवर्षे ! यह महापापनाशक व्रत तुमसे कहा॥६१॥ मंत्रीको पहले देह शोधनके निमित्त व्रत करना चाहिये फिर पुरश्चरण करनेसे सब फलका भागी होता है॥६२॥यह आपसे गुह्य पुरश्चरणका विधान कहा यह प्रत्येकसे न कहना श्रद्धावानसे कहना कारण कि, यह श्रुतिका सार है॥६३॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ नारदजी बोले हे नारायण महाभाग!संक्षेपसे गायत्रीके शान्ति आदि प्रयोगोंको कहिये आप करुणासागर हो॥१॥नारायण बोले हे नारद! आपने बडी गुप्त बात

इष्टान्कामांस्ततःसर्वान्संप्राप्नोतिनसंशयः ॥ त्रिरात्रमेवोपवसेद्रहितःसर्वकर्मणा॥५९॥ त्रीणिनक्तानिवाकुर्यात्ततःकर्मसमारभेत् ॥ एवंविधानंकथितंपुरश्चर्याफलप्रदम् ॥ ६० ॥ गायत्र्याश्चपुरश्चर्यासर्वकामप्रदायिनी ॥ कथितातवदेवर्षेमहापापविनाशिनी ॥ ६१ ॥ आदौकुर्याद्व्रतंमंत्रीदेहशोधनकारकम् ॥ पुरश्चर्यांततःकुर्यात्समस्तफलभाग्भवेत् ॥ ६२ ॥ इतितेकथितंगुह्यंपुरश्चर्याविधानकम् ॥ एतत्परस्मैनोवाच्यंश्रुतिसारंयतःस्मृतम् ॥ ६३ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेएकादशस्कन्धेत्रयोविंशोऽध्यायः॥२३ ॥ नारायणउवाच ॥ नारायणमहाभागगायत्र्यास्तुसमासतः ॥ शांत्यादिकान्प्रयोगांस्तुवदस्वकरुणानिधे ॥ १ ॥ नारायणउवाच ॥ अतिगुह्यमिदंपृष्टंत्वयाब्रह्मतनूद्भव ॥ नकस्यापिचवक्तव्यंदुष्टायपिशुनायच ॥ २ ॥ अथशांतिःपयोक्ताभिःसमिद्भिर्जुहुयाद्द्विजः ॥ शमीसमिद्भिःशाम्यंतिभूतरोगग्रहादयः ॥ ३॥आर्द्राभिःक्षीरवृक्षस्यसमिद्भिर्जुहुयाद्द्विजः ॥ जुहुयाच्छकलैर्वापिभूतरोगादिशांतये ॥ ४ ॥ जलेनतर्पयेत्सूर्यंपाणिभ्यांशांतिमाप्नुयात् ॥ जानुदघ्नजलेजप्त्वासर्वान्दोषाञ्छमंनयेत् ॥ ५ ॥ कंठदघ्नेजलेजप्त्वामुच्येत्प्राणांतिकाद्भयात् ॥ सर्वेभ्यःशांतिकर्मभ्योनिमज्ज्याप्सुजपःस्मृतः ॥६॥

पूछी है,यह दुष्ट और चुगलोंसे कभी न कहनी चाहिये ॥२॥ शान्तिके निमित्त ब्राह्मण पयमें भिजोकर सहस्र समिधाओंसे जो शमीवृक्षकी हों हवन करै तो भूत रोग ग्रहादि शान्त होते हैं॥३॥भूतरोगादिकी शान्तिमें अश्वत्थ उदुंबर पिलखन न्यग्रोधादि वृक्षकी गीली समिधा वा क्षीरवृक्षके खंडोंसे हवन करै ॥४॥ हवनमें सर्वत्र गायत्री पढे यह अनुष्ठान(४९) दिनपर्यन्त करै फिर'सूर्यं तर्पयामिनमः'इसमंत्रमेसूर्यको तर्पण कर हाथोंसे जलदे तो शांतिकी प्राप्ति होती है. और जंघापर्यन्त जलमें जपनेसे सब दोष शान्त होते हैं॥५॥कंठपर्यन्त जलमें जपै तो प्राणान्तका भय छूटता है सब शांति कर्मोंमें जलमें स्थित हो जप करना चाहिये ॥ ६ ॥

अब प्रयोगान्तर कहते हैं, सोना–चांदी, तांबा वा क्षीरीवृक्ष वा मृत्तिकाके अच्छिद्र पात्रमें पंचगव्य स्थापन कर ॥७॥ प्रज्वलित अग्निमें क्षीरी वृक्षके काष्ठोंकी समिधाके सहित पंचगव्यका हवन करै॥८॥ प्रत्येक आहुतिमें पंचगव्यका स्पर्श करताहुआ पीछे पात्रमें स्थित पंचगव्यको गायत्री मंत्रसे सहस्र जपकर अभिमंत्रणकर गायत्री मंत्रसे प्रोक्षण करै॥९॥और बलिदान करके परदेवताका ध्यान करै इससे अभिचारसे प्रगट हुई कृत्या नष्ट होती है॥ १०॥जो इसप्रकार आचरण करते हैं, वह देवता भूत पिशाच गृह ग्राम पुर राज्य सबको वशी करता है और सबसे छूट जाता है॥ ११॥वक्ष्यमाण शूलके चतुरस्रमण्डलके लिखने और उसके भूमिमें गाडनेसे पूर्वोक्त कृमि आदि उपद्रव होजाते है, चतुरस्रमलण्डमें अष्टगंधसे शूलको लिखकर॥१२॥गायत्रीसे सहस्रवार अभिमंत्रित कर सब शांतिके लिये उसे भूमिमे गाडदे

सौवर्णेराजतेवापिपात्रेताम्रमयेऽपिवा ॥ क्षीरवृक्षमयेवापिनिर्व्रणेमृन्मयेऽपिवा ॥७॥ सहस्रंपञ्चगव्येनहुत्वासुज्वलितेनले ॥ क्षीरवृक्षमयैःकाष्ठैः शेषंसंपादयेच्छनैः ॥ ८ ॥ प्रत्याहुतिस्पृशञ्जप्त्वासहस्रंपात्रसंस्थितम् ॥ तेनतंप्रोक्षयेद्देशंकुशैर्मंत्रमनुस्मरन् ॥९॥ बलिंकिरंस्ततस्तस्मिन्ध्यायेत्तुपरदेवताम् ॥ अभिचारसमुत्पन्नाकृत्यापापंचनश्यति ॥१०॥ देवभूतपिशाचाद्यायद्येवंकुरुतेवशे ॥ गृहंग्रामंपुरंराष्ट्रंसर्वं तेभ्योविमुच्यते॥ ॥ ११ ॥ निखनेमुच्यतेतेभ्योलिखनेमध्यतोऽपिच ॥ मंडलेशूलमालिख्यपूर्वोक्तेचक्रमेऽपिवा ॥१२॥ अभिमंत्र्यसहस्रंतन्निखनेत्सर्वशांतये ॥ सौवर्णंराजतंवापिकुंभंताम्रमयंचवा ॥१३॥ मृन्मयंवानवंदिव्यंसूत्रवेष्टितमव्रणम् ॥ स्थंडिलेसैकतेस्थाप्यपूरयेन्मंत्रविज्जलैः ॥ १४ ॥ दिग्भ्य आहृत्यतीर्थानिचतसृभ्योद्विजोत्तमैः ॥ एलाचंदनकर्पूरजातीपाटलमल्लिकाः ॥ १५ ॥ बिल्वपत्रंतथाक्रांतांदेवींव्रीहियवांस्तिलान् ॥ सर्षपान्क्षीरवृक्षाणांप्रवालानिचनिक्षिपेत् ॥ १६ ॥ सर्वाण्यभिविधायैवंकुशकूर्चसमन्वितम् ॥ स्नातःसमाहितोविप्रःसहस्रंमंत्रयेद्बुधः ॥ १७॥ दिक्षुसौरानधीयीरन्मंत्रान्विप्रास्त्रयीविदः ॥ प्रोक्षयेत्पाययेदेनंनीरंतेनाभिषिचयेत् ॥ १८ ॥ भूतरोगाभिचारेभ्यःसनिर्मुक्तःसुखीभवेत् ॥ अभिषेकेणमुच्येतमृत्योरास्यगतोनरः ॥ १९ ॥

सोना चांदी वा तांबेका घडा॥१३॥वा मृत्तिकाका नया साबत घट लेकर उसे दिव्य सूत्रसे वेष्टित कर स्थंडिल वा रेतेके समीप रख उसको मंत्रका ज्ञाता जलसे पूर्ण करै ॥१४॥ चारो ओर दिशाओके तीर्थोंके जल ब्राह्मणोंद्वारा मँगाय इलायची, चन्दन, कपूर, जाती, पाटल, मल्लिका ॥१५॥बेलपत्र, विष्णुक्रान्ता, सहदेई व्रीहि, यव, (जौ) तिल, सरसो, क्षीरवृक्ष, पीपल, गूलर, पिलखन, न्यग्रोधादिकोंके फलोंको भी घटमे डालदे॥ १६॥यह सब इसप्रकार लेकर उसमें कुशकूर्चि 'सत्ताईस कुशाओकी ग्रंथि' डालकर फिर विप्र स्नान करने उपरान्त उसको सहस्र गायत्री मंत्रसे अभिमंत्रण करले ॥१७॥ तीनों वेदके ज्ञाता ब्राह्मण सब ओरसे सौर मंत्रोको पढते रहै इस जलको प्रोक्षणकर भूतादि रोगग्रस्तको पिलावै और उसका अभिषेक करै॥१८॥तो वह भूतरोगादि अभिचारसे मुक्त होकर सुखी होता है

इस अभिषेकसे मृत्युके मुखमें प्राप्त हुआ भी प्राणी छूटता है ॥ १९ ॥ इसको विद्वान्‌राजा दीर्घजीवनकी इच्छासे अवश्य करै. हे मुने ! इस अभिषेकमें ऋत्विजोंको सौ गायें देनी चाहिये ॥२०॥ अथवा जिस प्रकार वे संतुष्ट होजायँ इसप्रकार दक्षिणा दे. यदि अभिचारका महाभय हो तो हे ब्राह्मण ! शनिवार के दिन अश्वत्थके नीचे बैठकर सौबार गायत्रीमंत्र जपै ॥ २१ ॥ वह भूतरोगादिके अपचार और महाभयसे छूट जाता है, जो ब्राह्मण पर्वपर्वमें अर्थात पोरी पोरीसे काटी हुई गुडूची ( गिलोय ) को दूधके सहित हवन करता है ॥ २२ ॥ तो वह मृत्युंजय होम सब व्याधिनाशक है ज्वरशांतिके निमित्त आमके पत्ते और दूधका हवन करै ॥ २३ ॥ ॥ दूध दही घी इन तीन मधुके हवनसे राजयक्ष्मा दूर होती है. वचको दूधमें भिजो हवन करनेसे क्षयरोग दूर होता

अवश्यंकारयेद्विद्वान्राजादीर्घजिजीविषुः ॥ गावोदेयाश्चऋत्विग्भ्यअभिषेकेशतंमुने ॥ २० ॥ दक्षिणायेनवातुष्टिर्यथाशक्त्याऽथवाभवेत् ॥ जपेदश्वत्थमालभ्यमंदवारेशतंद्विजः ॥ २१ ॥ भूतरोगाभिचारेभ्योमुच्यतेमहतोभयात् ॥ गुडूच्याःपर्वविच्छिन्नाःपयोक्ताजुहुयाद्विजः ॥२२॥ एवंमृत्युंजयोहोमःसर्वव्याधिविनाशनः ॥ आम्रस्यजुहुयात्पत्रैःपयोक्तैर्ज्वरशांतये ॥ २३ ॥ वचाभिःपयसाक्ताभिःक्षयंहुत्वाविनाशयेत् ॥ मधुत्रितयहोमेनराजयक्ष्माविनश्यति ॥ २४ ॥ निवेद्यभास्करायान्नंपायसंहोमपूर्वकम् ॥ राजयक्ष्माभिभूतंचप्राशयेच्छांतिमाप्नुयात् ॥२५॥ लताःपर्वसुविच्छिन्नसोमस्यजुहुयाद्द्विजः ॥ सोमेसूर्येणसंयुक्तेपयोक्ताःक्षयशांतये ॥ २६ ॥ कुसुमैःशंखवृक्षस्यहुत्वाकुष्टंविनाशयेत् ॥ अपस्मारविनाशःस्यादपामार्गस्यतंडुलैः ॥ २७ ॥ क्षीरवृक्षसमिद्धोमादुन्मादोऽपिविनश्यति ॥ औदुंबरसमिद्धोमादतिमेहःक्षयंव्रजेत् ॥ २८ ॥ प्रमेहंशमयेद्धुत्वामधुनेक्षुरसेनवा ॥ मधुत्रितयहोमेननयेच्छांतिंमसूरिकाम् ॥ २९ ॥ कपिलासर्पिषाहुत्वानयेच्छांतिंमसूरिकाम् ॥ उदुंबरवटाश्वत्थैर्गोगजाश्वामयंहरेत् ॥ ३० ॥

है ॥ २४ ॥ पायस अन्न होमपूर्वक सूर्यको निवेदन कर पश्चात् उसे प्राशन कर राजयक्ष्मा दूर होती है ॥ २५ ॥ अथवा क्षयशांतिके निमित्त सोमलताकी पोरी छेदन कर अमावास्याको पयके सहित हवन करै ॥ २६ ॥ शंखवृक्षों कौडिल्लाके फूलोंसे हवन करनेसे कुष्ठ और चिरचिटेके बीजोंसे हवन करनेसे अपस्मार रोग दूर होता है ॥ २७ ॥ क्षीरी वृक्षकी समिधाओंके होमसे उन्माद नष्ट होता हैं उदुम्बर ( गूलरकी ) समिधाओंके होमसे अतिमेह ( प्रमेह ) भेद नष्ट होता है ॥ २८ ॥ मधु और गन्नेके रसका हवन करै तो प्रमेह, दूध दही घीके होमसे मसूरिका पादरोग नष्ट होता है ॥ २९ ॥ कपिलाके घृतसे हवन करनेसे मसूरिका शान्त होती है उदुम्बर वट अश्वत्थसे गौ गज अश्वका रोग दूर होता है ॥ ३० ॥

पिपीलिका, वल्मीक, मुहाल इनका घरमे विशेष उपद्रव हो तो सौ सौ शमीकी समिधाओंसे घी सहित हवन करै ॥ ३१ ॥ तो शांति होती है शेष अन्नकी बलि
दे मेघगर्जन, भूकम्प, आदिमें वनके वेतकी एक लक्ष आहुती दे ॥ ३२ ॥ इसप्रकार सात दिन हवन करनेसे राज्य सुखी होता है,सौवार मट्टीके ढेलेको जपकर
जिस दिशामें फेंक दे ॥ ३३ ॥ उसको वहां अग्नि और पवनका भय नष्ट होता है कारागारमें मनसेही इसको जपनेसे बँधुआ बंधनसे छूट जाता हैं कारण कि,
वहां सामग्रीका अभाव है इससे मनसेही जपै ॥ ३४ ॥ भूतरोग विषादिमें कुशसे स्पर्श कर जपै तो व्याधि जाय और अभिमंत्रित जलपानसे भूतादि रोग नष्ट
होते हैं ॥ ३५ ॥ भूतादिकी शांतिके निमित्त १०० वार अभिमंत्रित कर भस्म धारण करै सावित्रीसे अभिमंत्रित करके शिरपर भस्म धारण करै ॥ ३६ ॥

पिपीलिमधुवल्मीकेगृहेजातेशतंशतम् ॥ शमीसमिद्भिरन्नेनसर्पिषाजुहुयाद्विजः ॥३१॥ तदुत्थंशांतिमायातिशेषैस्तत्रबलिंहरेत् ॥ अभ्रस्तनितभू
कंपालक्ष्यादौवनवेतसः ॥३२॥ सप्ताहंजुहुयादेवंराष्ट्रेराज्यंसुखीभवेत् ॥ यांदिशंशतजप्तेनलोष्टेनाभिप्रताडयेत् ॥३३॥ ततोऽग्निमारुतारिभ्यो
भयंतस्यविनश्यति ॥ मनसैवजपेदेनांबद्धोमुच्येतबंधनात् ॥३४॥ भूतरोगविषादिभ्यःस्पृशञ्जत्वाविमोचयेत् ॥ भूतादिभ्योविमुच्येतजलंपी
त्वाभिमंत्रितम् ॥ ३५ ॥ अभिमंत्र्यशतंभस्मन्यसेद्भूतादिशांतये ॥ शिरसाधारयेद्भस्ममंत्रयित्वातदित्यृचा ॥ ३६ ॥ सर्वव्याधिविनिर्मुक्तःसु
खीजीवेच्छतंसमाः ॥ अशक्तःकारयेच्छांतिंविप्रंदत्त्वातुदक्षिणाम् ॥ ३७ ॥ अथपुष्टिंश्रियंलक्ष्मींपुष्पैर्हुत्वाप्नुयाद्विजः ॥ श्रीकामोजुहुयात्प
द्मैरक्तैःश्रियमवाप्नुयात् ॥ ३८ ॥ हुत्वाश्रियमवाप्नोतिजातीपुष्पैर्नवैःशुभैः ॥ शालितंडुलहोमेनश्रियमाप्नोतिपुष्कलाम् ॥३९॥ समिद्भिर्बिल्व
वृक्षस्यहुत्वाश्रियमवाप्नुयात् ॥ बिल्वस्यशकलैर्हुत्वापत्रैःपुष्पैःफलैरपि ॥ ४० ॥ श्रियमाप्नोतिपरमांमूलस्यशकलैरपि ॥ समिद्भिर्बिल्ववृक्ष
स्यपायसेनचसर्पिषा ॥ ४१ ॥

वह सब व्याधिसे मुक्त हो सौ वर्ष जीता है.स्वयं समर्थ न हो तो दक्षिणा देकर ब्राह्मणोंसे शांति करावै ॥ ३७ ॥ पुष्टि श्री लक्ष्मी फूलोंके हवनसे प्राप्त
होती है. श्रीकामनावाला लालकमलोंसे हवन करै ॥ ३८ ॥ वा जातीके नये पत्तोंसे हवन करै वा शालितंदुलके हवनसे भी लक्ष्मीकी प्राप्ति होती है ॥ ३९ ॥
अथवा बेलवृक्षकी समिधा वा उसके खण्डपत्र पुष्प फलोंसे हवन करनेसे ॥ ४० ॥ वा मूलके खण्डोंसे हवन करनेसे महालक्ष्मीकी प्राप्ति होती है बेलकी
समिधा दूध और घीके साथ ॥ ४१ ॥

सौ सौ वार सप्ताहतक हवन करनेसे शांतिकी प्राप्ति होती है पय दधि घृतके साथ लाजाहोम करनेसे कन्याकी प्राप्ति होती है ॥ ४२ ॥ इसी विधानसे कन्या मनोवांछित वरको प्राप्त होती है सप्ताहभर प्रतिदिन सौ लालकमलोंका हवन करै तौ सुवर्णकी प्राप्ति होती है ॥ ४३ ॥ सूर्यबिम्बमें जलका तर्पण करनेसे जलमें गुप्त हुए सुवर्णकी प्राप्ति होती है, अन्नके हवनसे अन्न और व्रीहिके हवनसे व्रीहिपति होता है ॥ ४४ ॥ वछडेके गोवरके चूर्णको हवन करनेसे पशुकी और प्रियंगु घी दूधके हवन करनेसे प्रजाकी प्राप्ति होती है ॥ ४५ ॥ होमपूर्वक पायसान्न सूर्यको निवेदन कर फिर ऋतुस्नाता स्त्रीको भोजन करानेसे परम पुत्रकी

शतंशतंचसप्ताहंहुत्वाश्रियमवाप्नुयात् ॥ लाजैस्त्रिमधुरोपेतैर्होमेकन्यामवाप्नुयात् ॥४२॥ अनेनविधिनाकन्यावरमाप्नोतिवांछितम् ॥ रक्तोत्पलशतंहुत्वासप्ताहंहेमचाप्नुयात्॥४३॥ सूर्यबिंबेजलंहुत्वाजलस्थंहेमचाप्नुयात् ॥ अन्नंहुत्वाप्नुयादन्नंव्रीहीन्व्रीहिपतिर्भवेत् ॥४४ ॥ करीषचूर्णैर्वत्सस्यहुत्वापशुमवाप्नुयात् ॥ प्रियंगुपायसाज्यैश्चभवेद्धोमादिभिःप्रजा ॥४५॥ निवेद्यभास्करायान्नंपायसंहोमपूर्वकम् ॥ भोजयेत्तदृतुस्नातांपुत्रंपरमवाप्नुयात् ॥४६॥ सप्ररोहाभिरार्द्राभिरायुर्हुत्वासमाप्नुयात् ॥ समिद्भिःक्षीरवृक्षस्यहुत्वाऽऽयुषमवाप्नुयात् ॥ ४७ ॥ सप्ररोहाभिरार्द्राभिरक्ताभिर्मधुरत्रयैः ॥ व्रीहीणांचशतंहुत्वाहेमचायुरवाप्नुयात् ॥ ४८ ॥ सुवर्णकुड्मलंहुत्वाशतमायुरवाप्नुयात् ॥ दूर्वाभिःपयसावापिमधुनासर्पिषापिवा ॥ ४९ ॥ शतंशतंचसप्ताहमपमृत्युंव्यपोहति ॥ शमीसमिद्भिरन्नेनपयसावाचसर्पिषा ॥५०॥ शतंशतंचसप्ताहमपमृत्युंव्यपोहति॥ न्यग्रोधसमिधोहुत्वापायसंहोमयेत्ततः ॥ ५१ ॥

प्राप्ति होती है ॥ ४६ ॥ पलाशसमिधाके गीले प्ररोह हवन करनेसे वा क्षीरवृक्षकी समिधाओंके हवनसे आयुकी प्राप्ति होती है ॥४७॥ दूध दही घी इनके साथ क्षीरवृक्षके लाल गीले अंकुरोंका हवन तथा सौ व्रीहियोंका हवन करनेसे सुवर्ण और आयुकी प्राप्ति होती है ॥ ४८ ॥ सौ सुवर्णकमलोंके हवनसे वा दूर्वा, दूध, मधु, घी इन एक एकके हवनसे आयु मिलती है ॥ ४९ ॥ प्रतिदिन सौ सौ वार सप्ताह भर इसी हवनसे अकाल मृत्यु दूर होती है जो मनुष्य दूधके आहारसे सातकिन मंत्र जपै तो विजयी होता है ॥ ५० ॥ जो न्यग्रोधकी सौ सौ समिधा पायसके साथ सप्ताहभर हवन करै तो अपमृत्यु दूर होती है ॥ ५१ ॥

ग्रह प्रतिदिन सौ सौ आहुति देनेसे एकसप्ताहमें अपमृत्यु दूर करता है जो मनुष्य क्षीरका आहार कर एक सप्ताहतक इसको जपै वह विजयी होता है॥५२॥ और बिना भोजन किये मौन हो तीन रात जपै तो यमके भयसे छूट जाता है और जो जलमें निमग्न होकर जपै तो शीघ्रही मृत्युभय छूट जाता है ॥ ५३ ॥ बिल्वके निकट एक महीने जपै तो राज्य मिलता है बिल्वके मूल फल पल्लव हवन करनेसे राज्य मिलता है ॥५४ ॥ एक महीनेतक सौ पद्म प्रतिदिन हवन करनेसे अकंटक राज्य मिलता है शालियुक्त यवागूका हवन करनेसे ग्रामकी प्राप्ति होती है॥५५॥ अश्वत्थकी समिधाओंका हवन कर युद्धमें जय प्राप्त होती है आककी समिधाओं

अनश्नन्वाग्यतोजप्त्वात्रिरात्रंमुच्यतेयमात्॥ शतंशतंचसप्ताहमपमृत्युंव्यपोहति ॥ क्षीराहारोजपेन्मृत्योःसप्ताहाद्विजयीभवेत् ॥ ५२ ॥ निमज्ज्याप्सुजपेदेवंसद्योमृत्योर्विमुच्यते ॥ ५३ ॥ जपेद्बिल्वंसमाश्रित्यमासंराज्यमवाप्नुयात ॥ बिल्वंहुत्वाप्नुयाद्राज्यंसमूलफलपल्लवम्॥ ॥ ५४ ॥ हुत्वापद्मशतंमासंराज्यमाप्नोत्यकंटकम् ॥ यवागूंग्राममाप्नोतिहुत्वाशालिसमन्विताम् ॥ ५५ ॥ अश्वत्थसमिधोहुत्वायुद्धा दौजयमाप्नुयात् ॥ अर्कस्यसमिधोहुत्वासर्वत्रविजयीभवेत् ॥५६॥ संयुक्तैःपयसापत्रैःपुष्पैर्वावेतसस्यच ॥ पायसेनशतंहुत्वासप्ताहंवृष्टिमाप्नु यात् ॥ ५७ ॥ नाभिदघ्नेजलेजप्त्वासप्ताहंवृष्टिमाप्नुयात् ॥ जलेभस्मशतंहुत्वामहावृष्टिंनिवारयेत् ॥ ५८ ॥ पालाशीभिरवाप्नोतिसमिद्भिर्ब्र ह्मवर्चसम् ॥ पलाशकुसुमैर्हुत्वासर्वमिष्टमवाप्नुयात् ॥ ५९ ॥ पयोहुत्वाप्नुयान्मेधामाज्यंबुद्धिमवाप्नुयात् ॥ अभिमंत्र्यपिबेद्ब्राह्मींरसंमेधामवा प्नुयात् ॥६०॥ पुष्पहोमेभवेद्वासस्तंतुभिस्तद्विधंपटम् ॥ लवणंमधुसंमिश्रंहुत्वेष्टंवशमानयेत् ॥६१॥ नयेदिष्टंवशंहुत्वालक्ष्मीपुष्पैर्मधुप्लुतैः ॥ नित्यमंजलिनात्मानमभिषिंचेज्जलेस्थितः ॥ ६२ ॥

से हवन करनेसे सर्वत्र विजयी होता है ॥५६॥ वेतके पत्र पुष्प दूधके साथमें सौवार प्रतिदिन हवन करै तो सातदिनमें वर्षा होती है ॥५७॥ वा नाभिपर्यंत जलमें सात दिन जपनेसे वर्षा होती है जलमे सौवार भस्मका हवन करनेसे महावृष्टि निवृत्त होती है ॥ ५८ ॥ ढाककी समिधाओंके हवनसे ब्रह्मतेज और ढाकके फूलोंसे सब इष्टकी प्राप्ति होती है॥५९॥दूधके हवनसे मेधा,घृतसे बुद्धि, अभिमंत्रणकर ब्राह्मीका रस पीनेसे मेधा प्राप्त होती है॥६०॥ पुष्पके हवनसे वास [ सदृश ] तंतुओंसे उसी प्रकारका पटलाभ होता है और मधु मिले लवणसे हवन करनेसे इष्ट वशमें होता है॥६१॥ बेलके फूलोंको मधु मिलाय होमें तो अभीष्ट वशीभूत होता

है,जो जलमें स्थित हो नित्य अंजलिसे अपने आपको सिंचन करता है॥६२॥ वह मति आरोग्य आयुष्य अग्रता और स्वस्थताको प्राप्त होता है. जो ब्राह्मण दूसरेके उद्देशसे करै वहभी पुष्टिको प्राप्त होता है ॥६३॥ और जो श्रेष्ठ विधिसे प्रतिदिन एक सहस्र महीनेभरतक पवित्र स्थानमें आयुकी कामनासे जपे तो उसको आयुकी प्राप्ति होती है॥६४॥ आयु आरोग्यकी कामनासे ब्राह्मण दोमहीने जपे तो आयु आरोग्य होती है,लक्ष्मी तीन महीने जप करनेसे मिलती है ॥ ६५ ॥ चारमहीने जपसे आयु लक्ष्मी पुत्र स्त्री यश प्राप्त होता है.पांच महीने जपसे पुत्र दारा आयु आरोग्य श्रीविद्या प्राप्त होती हैं॥६६॥इसीप्रकार उत्तरोत्तर जप करनेसे अधिकतर कामनाओंकी प्राप्ति होती है,एक चरणसे ऊर्ध्व भुजाकर निराश्रय॥६७॥ तीन महीने जप करनेसे सब कामनाओंको प्राप्त होता है, इसप्रकार सौसे सह

मतिमारोग्यमायुष्यमग्र्यंस्वास्थ्यमवाप्नुयात् ॥ कुर्याद्विप्रोन्यमुद्दिश्यसोपिपुष्टिमवाप्नुयात् ॥ ६३ ॥ अथचारुविधिर्मासंसहस्रंप्रत्यहंजपेत् ॥ आयुष्कामःशुचौदेशेप्राप्नुयादायुरुत्तमम् ॥ ६४ ॥ आयुरारोग्यकामस्तुजपेन्मासद्वयंद्विजः ॥ भवेदायुष्यमारोग्यंश्रियैमासत्रयंजपेत् ॥६५॥ आयुःश्रीपुत्रदाराद्याश्चतुर्भिश्चयशोजपात् ॥ पुत्रदारायुरारोग्यंश्रियंविद्यांचपंचभिः ॥ ६६ ॥ एवमेवोत्तरान्कामान्मासैरेवोत्तरैर्व्रजेत् ॥ एकपादोजपेदूर्ध्वबाहुःस्थित्वानिराश्रयः ॥ ६७ ॥मासंशतत्रयंविप्रःसर्वान्कामानवाप्नुयात् ॥ एवंशतोत्तरंजप्त्वासहस्रंसर्वमाप्नुयात् ॥६८॥ रुद्ध्वाप्राणमपानंचजपेन्मासंशतत्रयम् ॥ यदिच्छेत्तदवाप्नोतिसहस्रात्परमाप्नुयात् ॥६९॥ एकपादोजपेदूर्ध्ववाहूरुद्ध्वानिलंवशः ॥ मासंशतम वाप्नोतियदिच्छेदितिकौशिकः ॥७०॥ एवंशतत्रयंजप्त्वासहस्रंसर्वमाप्नुयात् ॥ निमज्ज्याप्सुजपेन्मासंशतमिष्टमवाप्नुयात् ॥७१॥ एवंशतत्रयं जप्त्वासहस्रंसर्वमाप्नुयात् ॥ एकपादोजपेदूर्ध्वबाहूरुद्ध्वानिराश्रयः॥७२॥नक्तमश्नन्हविष्यान्नंवत्सराद्दृषितामियात् ॥ गीरमोघाभवेदेवंजप्त्वा संवत्सरद्वयम् ॥ ७३ ॥

स्रतक जप करनेसे सब मनोरथ मिलते हैं॥६८॥ जो प्राण अपानको रोककर प्रतिदिन तीनसौ एकमहीनेतक जपता है वह यथेच्छ फल पाता है और सहस्र हवनसे परम उत्कृष्टताको प्राप्त होता है॥६९॥ एक चरणसे स्थित हो ऊपरको भुजा उठाये प्राण रोककर सौवार महीनेभरतक जप करनेसे यथेच्छ फल पाता है ॥ ७० ॥ इसप्रकार तीन शत वा सहस्र जपसे सब कामना प्राप्त होती है.जलमें स्थित हो मासपर्यंत सौवार जपनेसे इष्टको प्राप्त होता हैं॥७१॥इसप्रकार प्राणापानको रोक कर प्रतिदिन तीनशत गायत्री जपनेसे सब कुछ प्राप्त होता हैं विश्वामित्रने कहा है एक चरणसे स्थित ऊपरको भुजा उठाये निराश्रय हो प्राण रोक ॥ ७२ ॥ केवल रात्रिमें हविष्य अन्न खाता हुआ वर्षदिनमें ऋषिताको प्राप्त होता है दोवर्ष इसप्रकार जपनेसे अमोघ वाणी होजाती है जो कहै सो होजाय ॥ ७३ ॥

हे ॥ ७४ ॥ पांचवर्ष जपनेसे अणिमादि सिद्धि और छः वर्ष
इसीप्रकार तीनवर्ष जपनेसे त्रिकालदर्शी होजाता है चारवर्ष जपनेसे भगवान् सूर्यका आगमन होता है ॥ ७६ ॥ ग्यारह वर्ष जपनेसे
जपनेसे कामरूपत्व मिलता है ॥ ७५ ॥ सातवर्ष जपनेसे अमरत्व नौसे मनुत्व और दशवर्ष जपनेसे इन्द्रत्वकी प्राप्ति होती है ॥ ७६ ॥ ग्यारह वर्ष जपनेसे
प्राजापत्य और इसीप्रकार बारह वर्षतक जपै तो ब्रह्मत्व प्राप्त होता है ॥ ७७ ॥ इसीके द्वारा नारदादिने तपकरके लोकोंको जीता है. कोई शाक, कोई मूल,
कोई फल, कोई पय ॥ ७८ ॥ कोई घी, कोई सोम, कोई चरु, कोई भिक्षावृत्तिसे दिनमें एकवार ॥ ७९ ॥ हविष्य अन्नखाते हुए परम तपकरते हैं. रहस्य पापों
की शुद्धिके निमित्त तीन सहस्र जपकरै ॥ ८० ॥ सुवर्णकी चोरीसे एक महीना जपकर शुद्ध होजाता है. महीनेमे तीन सहस्र जपनेसे सुरापी शुद्ध होता है

त्रिवत्सरंजपेदेवंभवेत्त्रैकालदर्शनम् ॥ आयातिभगवान्देवश्चतुःसंवत्सरंजपेत् ॥ ७४ ॥ पंचभिर्वत्सरैरेवमणिमादिगुणोभवेत् ॥ एवंषड्वत्सरं
जप्त्वाकामरूपित्वमाप्नुयात् ॥ ७५ ॥ सप्तभिर्वत्सरैरेवममरत्वमवाप्नुयात् ॥ मनुत्वंनवभिःसिद्धमिंद्रत्वंदशभिर्भवेत् ॥ ७६ ॥ एकादशभि
राप्नोतिप्राजापत्यंसुवत्सरैः ॥ ब्रह्मत्वंप्राप्नुयादेवंजप्त्वाद्वादशवत्सरान् ॥ ७७ ॥ एतेनैवजितालोकास्तपसानारदादिभिः ॥ शाकमन्येपरेमूलं
फलमन्येपयःपरे ॥ ७८ ॥ घृतमन्येपरेसोममपरेचरुवृत्तयः ॥ ऋषयःपक्षमश्नंतिकेचिद्भैक्ष्याशिनोऽहनि ॥ ७९ ॥ हविष्यमपरेऽश्नंतःकुर्वं
त्येवंपरंतपः ॥ अथशुद्ध्यैरहस्यानांत्रिसहस्रंजपेद्द्विजः ॥८०॥ मासंशुद्धोभवेत्स्तेयात्सुवर्णस्यद्विजोत्तमः ॥ जपेन्मासंत्रिसाहस्रंसुरापःशुद्धिमा
प्नुयात् ॥८१॥ मासंजपेत्त्रिसाहस्रंशुचिःस्याद्गुरुतल्पगः ॥ त्रिसहस्रंजपेन्मासंकुटींकृत्वावनेवसन् ॥८२॥ ब्रह्महामुच्यतेपापादितिकौशिकभा
षितम् ॥ द्वादशाहंनिमज्याप्सुसहस्रंप्रत्यहंजपेत् ॥८३॥ मुच्येरन्नंहसःसर्वेमहापातकिनोद्विजाः ॥त्रिसाहस्रंजपेन्मासंप्राणानायम्यवाग्यतः॥
॥ ८४ ॥ महापातकयुक्तोवामुच्यतेमहतोभयात् ॥ प्राणायामसहस्रेणब्रह्महापिविशुध्यति ॥ ८५ ॥

रहकर महीनेभरतक तीन सहस्र जपकरै ॥ ८२ ॥
॥ ८१ ॥ एक महीनेसे तीन सहस्र जपनेवाला गुरुतल्पगमनके पापसे मुक्त होता है, जो कुटीबनाय वनमें रहकर महीनेभरतक तीन सहस्र जपकरै ॥ ८२ ॥
तो ब्रह्महत्याके पापसे छूटता है यह कौशिक विश्वामित्रने कहा है जो जलमें निमग्न हो बारह दिनमें बारह सहस्र जप करै ॥ ८३ ॥
उसके सब पाप और महापातक नष्ट होजाते हैं, जो प्राणायामकर वाणी रोक महीनेमें तीन सहस्र जपकरै ॥ ८४ ॥ वह महापातक तथा महाभयसे छूट जाता
है, सहस्र प्राणायामसे ब्रह्महत्याराभी शुद्ध होजाता है ॥ ८५ ॥

जो सावधान हो प्राण अपानको छःवार ऊपरको कर अभ्यास करता है तो यह प्राणायाम सब पापका नाशक होजाताहै ॥ ८६ ॥ जो महीनेतक सहस्रवार अभ्यास करै वह राजा शुद्ध होजाताहै गोहत्या लगनेमें बारह दिनतक तीन सहस्र जपकरै ॥ ८७ ॥ अगम्यागमनकरने, चोरी अभक्ष्य भक्षणमें दशसहस्र गायत्री जप ब्राह्मणको शुद्ध करता है॥८८॥सौ प्राणायाम करनेसे सब पापोंसे छूट जाता है सब पापोंकी संकरताकी शुद्धिमें ॥ ८९॥ वनमें निवास कर सहस्र नित्य जप कर महीना व्यतीत करै, तीन सहस्र गायत्रीजप उपवासकी समान है ॥ ९० ॥ चौवीस सहस्र जप कृच्छ्रव्रतकी समान है चौंसठ सहस्र जप चान्द्रायण व्रतके समान है॥ ९१ ॥ दोनों संध्याओंमें प्राणायामकर सौ सौ वार अभ्यास करै तो सब पाप क्षय होजाते हैं ॥ ९२ ॥ जो जलमें निमज्जन कर सौवार गायत्री जप कर सूर्यरूपा देवीका ध्यान करता है वह सब पापोंसे छट जाता है ॥ ९३ ॥ यह आपसे शान्ति शुद्धि आदिकी कल्पना भलीप्रकारसे कही, यह रहस्यसे भी रहस्य है इसको आप सदा गुप्त रखना॥९४॥यह संक्षेपसे सदाचारकी कल्पना कही इसके विधिपूर्वक आचरणसे माया दुर्गा प्रसन्न होती है ॥ ९५॥ नैमित्तिक और नित्य यथाविधि काम्य कर्म आचरण करनेसे मनुष्य भुक्ति मुक्तिके फलको प्राप्त होता है ॥ ९६ ॥

षट्कृत्वस्त्वभ्यसेदूर्ध्वंप्राणापानौसमाहितः ॥ प्राणायामोभवेदेपसर्वपापप्रणाशनः॥८६॥ सहस्रमभ्यसेन्मासंक्षितिपःशुचितामियात् ॥ द्वादशाहंत्रिसाहस्रंजपेद्धिगोवधेद्विजः ॥ ८७ ॥ दशअगम्यागमनस्तेयहननाभक्ष्यभक्षणे ॥ दशसाहस्रमभ्यस्तागायत्रीशोधयेद्विजम्॥ ८८ ॥ प्राणायामशतंकृत्वामुच्यतेसर्वकिल्बिषात् ॥ सर्वेषामेव पापानांसंकरेसतिशुद्धये ॥ ८९ ॥ सहस्रमभ्यसेन्मासंनित्यजापीवनेवसन् ॥ उपवाससमंजप्यंत्रिसहस्रंतदित्यृचम् ॥ ९० ॥ चतुर्विंशतिसाहस्रमभ्यस्ताकृच्छ्रसंज्ञिता ॥ चतुष्षष्टिसहस्राणिचांद्रायणसमानितु ॥ ९१ ॥ शतकृत्वोभ्यसेन्नित्यंप्राणानायम्यसन्ध्ययोः ॥ तदित्यृचमवाप्नोतिसर्वपापक्षयंपरम् ॥ ९२ ॥ निमज्याप्सुजपेन्नित्यंशतकृत्वस्तदित्यृचम् ॥ ध्यायन्देवींसूर्यरूपांसर्वपापैःप्रमुच्यते ॥ ९३ ॥ इतितेसम्यगाख्याताःशांतिशुद्ध्यादिकल्पनाः ॥ रहस्यातिरहस्याश्चगोपनीयास्त्वयासदा ॥ ९४॥ इतिसंक्षेपतःप्रोक्तःसदाचारस्यसंग्रहः ॥ विधिनाचरणादस्यमायादुर्गाप्रसीदति ॥ ९५ ॥ नैमित्तिकंचनित्यंचकाम्यंकर्मयथाविधि ॥ आचरेन्मनुजःसोयंभुक्तिमुक्तिफलाप्तिभाक् ॥ ९६ ॥

आचारही प्रथम धर्म है धर्मकी अधिष्ठात्री भगवती है, इसप्रकार सब शास्त्रोंमें आचारका बडा फल कहा है ॥ ९७ ॥ आचारवान् सदा पवित्र और आचारवान् सदा सुखी है आचारवान् सदा धन्य है, हे नारद ! यह सत्य सत्य है ॥९८॥ यह सदाचारका विधान देवीकी प्रसन्नता करनेवाला है जो मनुष्य इसको

आचारःप्रथमोधर्मोधर्मस्यप्रभुरीश्वरी ॥ इत्युक्तंसर्वशास्त्रेषुसदाचारफलंमहत् ॥ ९७ ॥ आचारवान्सदापूतासदैवाचारवान्सुखी ॥ आचारवान्सदाधन्यःसत्यंसत्यंचनारद ॥ ९८ ॥ देवीप्रसादजनकंसदाचारविधानकम् ॥ यदपिशृणुयान्मर्त्योमहासंपत्तिसौख्यभाक् ॥९९ ॥ सदाचारेणसिद्धेच्चऐहिकामुष्मिकंसुखम् ॥ तदेवतेमयाप्रोक्तंकिमन्यच्छ्रोतुमिच्छसि ॥ १०० ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेएकादशस्कन्धेसदाचारनिरूपणंनामचतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥ एकादशःस्कन्धःसमाप्तः ॥ ११ ॥

साधैंरामाब्धिनेत्रेंदु ( १२४३ ) पद्यैर्व्यासकृतैःशुभैः ॥ देवीभागवतस्यास्यैकादशः स्कन्ध ईरितः ॥ १ ॥

सुने वह महासम्पत्ति तथा सुखका भागी होता है ॥ ९९ ॥ सदाचारसेही इस लोक और परलोकका सुख सिद्ध होता है सो यह आपसे वर्णन किया अब और क्या सुननेकी इच्छा है ॥ १०० ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे पं० ज्वालाप्रसादशर्मकृतभाषाटीकायां चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥

एक सहस्र दो सौ तेतालीस श्लोकोंमें एकादशस्कन्ध पूर्ण हुआ ।

दोहा—शिवाभवानी मायके, चरणकमल मन लाय । भाषा रुद्रस्कंधकी, बहुविधि लिखी बनाय ॥ १ ॥
पढहिं सुनहिं कारि प्रेम जो, पावहिं मोद महान । श्रीदेवी तिनके करहिं, नित नूतन कल्यान ॥ २ ॥
वसत राम गंगानिकट, नगर मुरादाबाद । गुण गावत जगदम्बके, जनज्वालापरसाद ॥ ३ ॥
गायत्रीसम द्विजनकी, नहिं कोउ और उपास । तासे गायत्री जपहु, दोनों लोक विकास ॥ ४ ॥
गायत्रीही भगवती, देवीरूप लखाय । कही भागवत मध्यमें, ऋषि द्वैपायन गाय ॥ ५ ॥

॥ शुभमस्तु ॥

इदं पुस्तकं मुम्बय्यां श्रीकृष्णदासात्मजक्षेमराजश्रेष्ठिना
स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम् ) मुद्रणालये मुद्रितम् ।
संवत् १९७६ शके १८४१,

॥ इति श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते एकादशस्कंधः समाप्तः ॥

दोहा--श्रीजगदम्बा शारदा, कीजे आय सहाय ॥ एहि द्वादशस्कन्धकी, भाषा देहु बनाय ॥ १ ॥

नारदजी बोले हे प्रभो ! आपने सदाचार विधि और उसका सब पाप दूर करनेवाला बडा माहात्म्य वर्णन किया ॥ १ ॥ आपके मुखकमलसे निर्गत देवीकथामृत श्रवण किया और जो आपने चान्द्रायणादि व्रत कहे ॥ २ ॥ वह दुःसाध्यसे है कारण कि, कर्ताके साध्यरूप है साधारणोंके उपयोगी नहीं परन्तु इस समय जो शरीर धारियोंको सुखरूप हो॥ ३॥जो देवीकी प्रसन्नता करनेवाला सुखदायक अनुष्ठान हो हे सुरेश्वर ! कृपा करके हमसे वही वर्णन कीजिये ॥ ४ ॥सदाचारकी विधिमे जो गायत्रीकी सिद्धि कही है उसमे मुख्य पुण्यरूप क्या है और कौन अधिक पुण्यदायक है ॥५॥ जो गायत्रीके वर्ण हैं उतनेही आपने तत्त्व कथन कियेहैं

श्रीगणेशायनमः ॥ नारदउवाच ॥ सदाचारविधिर्देवभवतावर्णितःप्रभो ॥ तस्याप्यतुलमाहात्म्यंसर्वपापविनाशनम् ॥ १ ॥ श्रुतंभवन्मुखांभोजच्युतंदेवीकथामृतम् ॥ व्रतानियानिचोक्तानिचांद्रायणमुखानिते ॥ २ ॥दुःखसाध्यानिजानीमःकर्त्रसाध्यानितानिच ॥ तदस्मात्सांप्रतंयत्तुसुखसाध्यंशरीरिणाम् ॥ ३ ॥ देवीप्रसादजनकंसुखानुष्ठानसिद्धिदम् ॥ तत्कर्मवदमेस्वामिन्कृपापूर्वसुरेश्वर ॥ ४ ॥ सदाचारविधौयश्चगायत्रीविधिरीरितः ॥ तस्मिन्मुख्यतमंकिंस्यात्किंवापुण्याधिकप्रदम् ॥५॥ येगायत्रीगतावर्णास्तत्त्वसंख्यास्त्वयेरिताः ॥ तेषांकेऋषयःप्रोक्ताःकानिच्छंदांसिवैमुने ॥ ६ ॥ तेषांकादेवताःप्रोक्ताःसर्वंकथयमेप्रभो ॥ महत्कौतूहलंमेचमानसेपरिवर्तते ॥ ७ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ संध्यासुचार्घ्यदानंचगायत्रीजपमेवच ॥ सहस्रत्रितयंकुर्वन्सुरैःपूज्योभवेन्मुने ॥९॥ न्यासान्करोतुवामावागायत्रीमेवचाभ्यसेत् ॥ ध्यात्वानिर्व्याजयावृत्त्यासच्चिदानंदरूपिणीम् ॥१०॥ कुर्यादन्यन्नवाकुर्यादनुष्ठानादिकंतथा ॥ गायत्रीमात्रनिष्ठस्तुकृतकृत्योभवेद्द्विजः ॥ ८ ॥ यदक्षरैकसंसिद्धेःस्पर्धतेब्राह्मणोत्तमः ॥ हरिशंकरकंजोत्थसूर्यचंद्रहुताशनैः ॥ ११ ॥

उनके कौन ऋषि और कौन छन्द है ॥ ६ ॥ हे प्रभो ! उनके कौन देवता हैं यह सब बात आप हमसे कहो हमारे मनमे इसका बडा कौतूहल होरहा है ॥ ७ ॥श्रीनारायण बोले और अनुष्ठान करै बात करै केवल गायत्रीमात्रकी निष्ठा करनेसे ही ब्राह्मण कृतकृत्य होजाता है ॥ ८ ॥ तीनों सन्ध्याओमें अर्घ्यदान गायत्रीका जप तीन सहस्र करनेसे हे मुने ! वह देवताओसे पूजित होता है॥ ९॥ न्यासकरै वा न करै निर्व्याज भक्तिसे सच्चिदानन्दरूपिणी भगवतीका ध्यान करके गायत्रीका अभ्यास करै ॥ १० ॥ जिस गायत्रीके एक अक्षरकी सिद्धि जो ब्राह्मण करलेता है वह हरि, शंकर, ब्रह्मा, सूर्य, चन्द्र और अग्निकी स्पर्धा करसक्ता है ॥ ११ ॥

हे ब्रह्मन् ! अब गायत्रीके वर्णोंके ऋष्यादि छन्द देवता क्रमसे कहते हैं सुनो॥ १२ ॥वामदेव, अत्रि, वसिष्ठ, शुक्र, कण्व, पराशर, महा तेजस्वी विश्वामित्र, कपिल, महान् शौनक ॥ १३ ॥ याज्ञवल्क्य, भरद्वाज, तपोनिधि जमदग्नि, गौतम, मुद्गल, वेदव्यास, लोमश, ॥ १४ ॥अगस्त्य, कौशिक, पुलस्त्य, मांडूक, दुर्वासा, नारद, कश्यप ॥१५॥ हे मुने ! यह क्रमसे ( २४ ) वर्णोंके चौवीस ऋषि है. अब छन्द कहतेहे, गायत्री, उष्णिक्, अनुष्टुप्, बृहती, पंक्ति॥ १६ ॥त्रिष्टुप्, जगती, अतिजगती शक्करी, अतिशक्करी, धृति, अतिधृति॥ १७॥विराट् प्रस्तारपंक्ति, कृति, प्रकृति, अकृति, संकृति, अक्षरपंक्ति ॥ १८॥ भूः, भुवः, स्वः और ज्योतिष्मती यह क्रमसे

अथातः श्रूयतांब्रह्मन्वर्णऋष्यादिकांस्तथा ॥ छंदांसिदेवतास्तद्वत्क्रमात्तत्त्वानिचैवहि ॥ १२ ॥ वामदेवोत्रिर्वसिष्ठःशुक्रःकण्वःपराशरः ॥
विश्वामित्रोमहातेजाःकपिलःशौनकोमहान् ॥ १३ ॥ याज्ञवल्क्योभरद्वाजोजमदग्निस्तपोनिधिः ॥ गौतमोमुद्गलश्चैववेदव्यासश्चलोमशः ॥
॥ १४ ॥ अगस्त्यःकौशिकोवत्सःपुलस्त्योमांडुकस्तथा ॥ दुर्वासास्तपसांश्रेष्ठोनारदःकश्यपस्तथा ॥ १५ ॥ इत्येतेऋषयःप्रोक्तावर्णानां
क्रमशोमुने ॥ गायत्र्युष्णिगनुष्टुप्चबृहतीपंक्तिरेवच ॥१६॥ त्रिष्टुभंजगतीचैवतथाऽतिजगतीमता ॥ शक्कर्यतिशक्करीचधृतिश्चातिधृतिस्तथा॥
॥ १७ ॥ विराट्प्रस्तारपंक्तिश्चकृतिःप्रकृतिराकृतिः ॥ विकृतिःसंकृतिश्चैवाक्षरपंक्तिस्तथैवच ॥ १८ ॥ भूर्भुवःस्वरितिच्छंदस्तथाज्योतिष्म
तीस्मृतम् ॥ इत्येतानिचछंदांसिकीर्तितानिमहामुने ॥१९॥ दैवतानिशृणुप्राज्ञतेषामेवानुपूर्वशः ॥ आग्नेयंप्रथमंप्रोक्तंप्राजापत्यंद्वितीयकम् ॥
॥ २० ॥ तृतीयंचतथासौम्यमीशानंचचतुर्थकम् ॥ सावित्रंपञ्चमंप्रोक्तंषष्ठमादित्यदैवतम् ॥ २१ ॥ बार्हस्पत्यंसप्तमंतुमैत्रावरुणमष्टमम् ॥
नवमंभगदैवत्यंदशमंचार्यमेश्वरम् ॥२२॥ गणेशमेकादशकंत्वाष्ट्रंद्वादशकंस्मृतम् ॥ पौष्णंत्रयोदशंप्रोक्तमैंद्राग्नंचचतुर्दशम् ॥२३॥ वायव्यंपं
चदशकंवामदेव्यंचषोडशम् ॥ मैत्रावरुणिदैवत्यंप्रोक्तंसप्तदशाक्षरम् ॥ २४ ॥ अष्टादशंवैश्वदेवमूनविंशंतुमातृकम् ॥ वैष्णवंविंशतितमं
वसुदैवतमीरितम् ॥ २५ ॥

( २४ ) छन्द कहे गये ॥ १९ ॥ हे मुनीश्वर ! अब क्रमसे इनके देवता सुनो प्रथमके अग्नि, दूसरेके प्रजापति ॥२०॥ तीसरेके चन्द्रमा, चौथेके ईशान, पांचवेंके सविता, छठके आदित्य॥ २१ ॥सातवेंके बृहस्पति, आठवेंके मित्रावरुण, नौवेंके भग, दशवेंके अर्यमा ॥ २२ ॥ग्यारहवेके गणेश, बारहवेंके त्वष्टा, तेरहवेंके पूषा, चौदहवेंके इन्द्र और अग्नि ॥ २३ ॥ पन्द्रहवेके वायु, सोलहवेके वामदेव, सत्रहवेके मैत्रावरुणि॥ २४ ॥अठारहवेके विश्वेदेवा, उन्नीसवेके मातायें, वीसवेंके विष्णु,

इक्कीसवेके वसु ॥२५॥ बाईसवेके रुद्र, तेईसवेंके कुबेर, चौबीसवेंके अश्विनीकुमार ॥२६॥ यह चौबीसवर्णोंके देवता कहे जो परमश्रेष्ठ और महापापके शोधक हैं ॥२७॥ हे मुने ! जिनके श्रवणसे सांग जाप्यका फल होता है गायत्री ब्रह्मकल्पमें भिन्न देवता कहे है वह भी क्रमसे लिखते है अग्नि, वायु, सूर्य, कुबेर, यम, वरुण, बृहस्पति, पर्जन्य, इन्द्र, गन्धर्व, प्रोष्ठ, मित्रावरुण, त्वष्टा, वासव, मरुत, सोम, अंगिरा, विश्वेदेवा, अश्विनीकुमार, पूषा, रुद्र, विद्युत् ब्रह्म, अदिति यह क्रमसे देवता हैं ॥२८॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां गायत्रीविचारो नाम प्रथमोऽध्यायः ॥१॥ श्रीनारायण बोले हे नारद ! अब वर्णोंकी शक्तियोंको क्रमसे सुनो वामदेवी, प्रिया, सत्या, विश्वा, भद्रा, विलासिनी ॥१॥ प्रभावती, जया, शान्ता, कान्ता, दुर्गा सरस्वती, विद्रुमा, विश्वालेशा

एकविंशतिसंख्याकंद्वाविंशंरुद्रदैवतम् ॥ त्रयोविंशंचकौबेरमाश्विनंतत्त्वसंख्यकम् ॥ २६ ॥ चतुर्विंशतिवर्णानांदेवतानांचसंग्रहः ॥ कथितः परमश्रेष्ठोमहापापैकशोधनः ॥ २७ ॥ यदाकर्णनमात्रेणसांगंजाप्यफलंमुने ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे गायत्रीविचारो नामप्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ वर्णानांशक्तयःकाश्चताःशृणुष्वमहामुने ॥ वामदेवीप्रियासत्याविश्वाभद्राविलासिनी ॥ ॥ १ ॥ प्रभावतीजयाशांताकांतादुर्गासरस्वती ॥ विद्रुमाचविशालेशाव्यापिनीविमलातथा ॥ २ ॥ तमोपहारिणीसूक्ष्माविश्वयोनिर्जया वशा ॥ पद्मालयापराशोभाभद्राचत्रिपदास्मृता ॥ ३ ॥ चतुर्विंशतिवर्णानांशक्तयःसमुदाहृताः ॥ अतःपरंवर्णवर्णान्व्याहरामियथातथम् ॥ ॥ ४ ॥ चंपकाअतसीपुष्पसन्निभंविद्रुमंतथा ॥ स्फटिकाकारकंचैवपद्मपुष्पसमप्रभम् ॥ ५ ॥ तरुणादित्यसंकाशंशंखकुन्देन्दुसन्निभम् ॥ प्रवालपद्मपत्राभंपद्मरागसमप्रभम् ॥ ६ ॥ इंद्रनीलमणिप्रख्यंमौक्तिकंकुंकुमप्रभम् ॥ अंजनाभंचरक्तंचवैदूर्यंक्षौद्रसन्निभम् ॥ ७ ॥ हारिद्रंकुन्ददुग्धाभंरविकांतिसमप्रभम् ॥ शुकपुच्छनिभंतद्वच्छतपत्रनिभंतथा ॥ ८ ॥ केतकीपुष्पसंकाशंमल्लिकाकुसुमप्रभम् ॥ करवीरश्चइत्येतेक्रमेणपारकीर्तिताः ॥ ९ ॥

व्यापिनी, विमला ॥२॥ तमोपहारिणी, सूक्ष्मा, विश्वायोनि, जाया, वशा, पद्मालया, परा, शोभा, भद्रा, त्रिपदा ॥ ३ ॥ यह क्रमसे चौबीस अक्षरोंकी शक्ति हैं, अब चौबीस वर्णोंके रंग कहते हैं ॥ ४ ॥ चम्पक, अलसीके फूलकी समान, मूँगेका रंग, स्फटिकके समान, कमलपुष्प समान ॥ ५ ॥तरुण सूर्यके समान, शंख, कुंद, इन्दु, प्रवाल, पद्मपत्रकी समान, पद्मरागकी समान, ॥ ६ ॥ इन्द्रनीलमणिके समान, मोती, कुंकुम अंजन समान, लाल वैडूर्यकी समान, शहदकी समान ॥ ७ ॥ हलदी, कुंद, दूध, सूर्य कान्ति, शुकपुच्छ, शतपत्रकी समान ॥ ८ ॥ केतकीपुष्पकी समान मल्लिका ( चमेली )और कनेरकी समान चौबीसोंके क्रमसे रंग जानने ॥ ९ ॥

यह वर्णोंके रंग महापापके शुद्ध करने वाले हैं. पृथ्वी, अप, ( जल ) तेज, वायु, आकाश ॥ १० ॥ गंध, रस, रूप, शब्द, स्पर्श, उपस्थ, गुद, चरण, हाथ, वाणी ॥ ११ ॥ प्राण, ( नासा ) जिह्वा, चक्षु, त्वचा, श्रोत्र, प्राण, अपान, व्यान, समान ॥ १२ ॥ यह क्रमसे सब वर्णोंके तत्त्व हैं. अब क्रमसे वर्णोंकी मुद्रा कहते हैं ॥ १३ ॥ सुमुख, सम्पुट, वितत, विस्तृत, द्विमुख, त्रिमुख, चतुर्मुख, पंचमुख ॥ १४ ॥ षण्मुख, अधोमुख, व्यापकांजलि, शकट, यमपाश, ग्रथित, सन्मुख, उन्मुख ॥ १५ ॥ विलम्ब, मुष्टिक, मत्स्य, कूर्म, वराह, सिंहाक्रान्त, महाक्रान्त, मुद्गर, पल्लव ॥ १६ ॥ त्रिशूल, योनि, सुरभि अक्षमाला, लिंग, अंबुज ( कमल ) यह महामुद्रा गायत्रीके चतुर्थ चरणरूप कही हैं ॥ १७ ॥ हे महामुने ! यह वर्णोंकी मुद्रा कहीं यह महा पापनाशिनी

वर्णाःप्रोक्ताश्चवर्णानांमहापापविशोधनाः ॥ पृथिव्यापस्तथातेजोवायुराकाशएवच ॥ १० ॥गंधोरसश्चरूपंचशब्दःस्पर्शस्तथैवच ॥ उपस्थं पायुपादंचपाणीवागपिचक्रमात्॥ ११॥ प्राणंजिह्वाचचक्षुश्चत्वक्श्रोत्रंचततःपरम् ॥ प्राणोपानस्तथाव्यानःसमानश्चततःपरम् ॥ १२ ॥ तत्त्वान्येतानिवर्णानांक्रमशःकीर्तितानितु ॥ अतःपरंप्रवक्ष्यामिवर्णमुद्राःक्रमेणतु ॥ १३ ॥सुमुखंसंपुटंचैववितंतंविस्तृतंतथा ॥ द्विमुखंत्रिमुखंचैवचतुःपंचमुखंतथा ॥ १४ ॥षण्मुखाधोमुखंचैवव्यापकांजलिकंतथा ॥ शकटयमपाशंचग्रथितंसंमुखोन्मुखम् ॥ १५ ॥ विलंबमुष्टिकंचैवमत्स्यंकूर्मंवराहकम् ॥ सिंहाक्रांतंमहाक्रांतंमुद्गरंपल्लवंतथा ॥ १६ ॥ त्रिशूलयोनीसुरभिश्चाक्षमालाचलिंगकम् ॥ अंबुजंचमहामुद्रास्तुर्यरूपाःप्रकीर्तिताः ॥१७॥ इत्येताः कीर्तितामुद्रावर्णानांतेमहामुने ॥ महापापक्षयकराःकीर्तिदाःकांतिदामुने ॥१८॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेद्वादशस्कंधेद्वितीयोऽध्यायः ॥२॥ नारदउवाच॥ स्वामिन्सर्वजगन्नाथसंशयोस्तिममप्रभो ॥ चतुःषष्टिकलाभिज्ञपातकाद्योगविद्वर ॥१॥ मुच्येतकेनपुण्येनब्रह्मरूपःकथंभवेत् ॥ देहश्चदेवतारूपोमन्त्ररूपोविशेषतः ॥ २ ॥ कर्मतच्छ्रोतुमि च्छामिन्यासंचविधिपूर्वकम् ॥ ऋषिश्छंदोधिदैवंचध्यानंचविधिवत्प्रभो॥३॥ श्रीनारायणउवाच॥अस्त्येकंपरमंगुह्यंगायत्रीकवचंतथा ॥ पठनाद्धारणान्मर्त्यःसर्वपापैःप्रमुच्यते ॥ ४ ॥

कीर्ति और कान्ति देती हैं ॥ १८ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥ नारदजी बोले, हे स्वामिन् ! हे सब जगत्के प्रभो हे चौंसठ कलाके ज्ञाता, योग जानने वालोंमे श्रेष्ठ ! यह मुझको सन्देह है कि, पातकोंसे ॥ १ ॥ किस पुण्यसे छूटकर ब्रह्म हुआ जाता है देह देवतारूप और विशेषकर मंत्ररूप है ॥ २ ॥ उस कर्म और विधिपूर्वक न्यासके जाननेकी इच्छा करता हूं, हे प्रभो ! ऋषि, छन्द, देवता और विधिपूर्वक ध्यान कहो ॥ ३ ॥ श्रीनारायण बोले, एक परमगुह्य गायत्रीकवच है जिसके पढ़ने और धारण करनेसे मनुष्य सबपापोंसे छूट जाता है ॥ ४ ॥

और सब कामनाओंको प्राप्तहो देवीरूप हो जाता है, इस गायत्री कवचके ब्रह्मा विष्णु महेश्वर ॥ ५ ॥ ऋषि हैं, हे नारद ! ऋक्, यजु, साम, अथर्व छन्द हैं, ब्रह्मरूपा देवता और गायत्री परमा कला है ॥ ६ ॥ तत् पद बीज, भर्गशक्ति धियः कीलक और मोक्षमें इसका विनियोग है ॥ ७॥ प्रथमके चार अक्षरोंसे हृदय तीनसे शिर चारसे शिखा, तीनसे कवच ॥ ८ ॥ फिर चारसे नेत्र और चार अक्षरोंसें अस्त्र क्रिया करैं, इस प्रकार २४ अक्षर हुए, अब साधकको सब अभीष्ट देनेवाला ध्यान कहतेहैं ॥ ९ ॥ मोती, मूँगे व सुवर्ण, नीलमणि, उज्ज्वल छायायुक्त प्रत्येक मुखमें तीन तीन नेत्र ऐसे पांच मुखयुक्तरत्नके मुकुटमें चन्द्रमा धारण

सर्वान्कामानवाप्नोतिदेवीरूपश्चजायते ॥ गायत्रीकवचस्यास्यब्रह्मविष्णुमहेश्वराः ॥ ५ ॥ ऋषयोऋग्यजुःसामाथर्वश्छंदांसिनारद ॥ ब्रह्मरूपादेवतोक्तागायत्रीपरमाकला ॥ ६ ॥ तद्बीजंभर्गइत्येषाशक्तिरुक्तामनीषिभिः ॥ कीलकंचधियःप्रोक्तंमोक्षार्थेविनियोजनम् ॥ ७ ॥ चतुर्भिर्हृदयंप्रोक्तंत्रिभिर्वर्णैःशिरःस्मृतम ॥ चतुर्भिःस्याच्छिखापश्चात्रिभिस्तुकवचंस्मृतम् ॥ ८ ॥ चतुर्भिर्नेत्रमुद्दिष्टंचतुर्भिःस्यात्तदस्त्रकम् ॥ अथ ध्यानंप्रवक्ष्यामिसाधकाभीष्टदादायकम् ॥९॥ मुक्ताविद्रुमहेमनीलधवलच्छायैर्मुखैस्त्रीक्षणैर्युक्तामिंदुनिबद्धरत्नमुकुटांतत्त्वार्थवर्णात्मिकाम् ॥ गायत्रींवरदाभयांकुशकशाःशुभ्रंकपालंगुणंशंखंचक्रमथारविंदयुगलंहस्तैर्वहंतींभजे॥१०॥गायत्रीपूर्वतःपातुसावित्रीपातुदक्षिणे॥ ब्रह्मसंध्यातुमे पश्चादुत्तरायांसरस्वती॥११॥पार्वतीमेदिशंरक्षेत्पावकीजलशायिनी ॥ यातुधानीदिशंरक्षेद्यातुधानभयंकरी॥१२॥पावमानीदिशंरक्षेत्पवमानविलासिनी ॥ दिशंरौद्रीचमेपातुरुद्राणीरुद्ररूपिणी॥१३॥ऊर्ध्वंब्रह्माणिमेरक्षेदधस्ताद्वैष्णवीतथा ॥ एवंदशदिशोरक्षेत्सर्वांगंभुवनेश्वरी ॥१४॥

किये २४ तत्त्ववर्णस्वरूपिणी वरदायिनी ऊर्ध्व हाथोंमें दो कमल, उससे नीचेके करोंमें, चक्र, शंख उससे नीचेकेमें रज्जु, कपाल उससे नीचेकेमें पाश, अंकुश, उससे नीचेके हाथोंमें अभयवर धारण किये गायत्री देवीको भजन करता हूं ॥१०॥ पूर्वसे गायत्री दक्षिणसे सावित्री, पीछेसे ब्रह्माद्वारा आराधना की हुई संध्या, उत्तरसे सरस्वती रक्षा करै ॥ ११ ॥ पार्वती अग्निकोणमे, यातुधानभयंकरी नैर्ऋत्य कोणमें रक्षा करै ॥ १२ ॥ पवमानविलासिनी वायव्यमें, रुद्ररूपिणी रुद्राणी ईशान कोणमें ॥ १३ ॥ ऊर्ध्व दिशामें ब्रह्माणी, नीचे वैष्णवी, इसप्रकारसे सब अंग और दशों दिशामे भुवनेश्वरी रक्षा करै ॥ १४ ॥

तत् पदचरणोंकी, सवितुः जंघाओंकी, वरेण्यम् कमरकी, भर्ग नाभिकी ॥ १५॥ देवस्य हृदयकी, धीमहि गालोंकी, धियः पद नेत्रोंकी, यः ललाटकी ॥ १६ ॥ नः पद शिरकी, प्रचोदयात् शिखाकी,फिर तत् शिरकी, सकार भालकी ॥ १७ ॥ विकार नेत्रोंकी, तुकार कपोलोंकी, वकार नासिकाकी, रेकार मुखकी॥ १८॥ णिकार ऊपरके होठकी, यकार नीचेके होठकी भकार मुखमध्यकी, गोकार दाढीकी॥ १९॥देकार कंठदेशकी,वकार कंधोकी,स्यकार दहने हाथकी, धीकार वाम हाथकी ॥ २० ॥ मकार हृदयकी, हिकार पेटकी, धिकार नाभिकी, योकार कटिकी ॥ २१ ॥ योकार गुह्यस्थानकी, नः दोनों ऊरुओंकी, प्र जानुकी, चो जंघा

तत्पदंपातुमेपादौजंघेमेसवितुःपदम्॥वरेण्यंकटिदेशेतुनाभिंभर्गस्तथैवच॥१५॥देवस्यमेतद्धृदयंधीमहीतिचगल्लयोः॥ धियःपदंचमेनेत्रेयःपदंमे ललाटकम्॥१६॥नःपातुमेपदंमूर्ध्निशिखायांमेप्रचोदयात् ॥ तत्पदंपातुमूर्धानंसकारःपातुभालकम्॥१७॥ चक्षुपीतुविकारार्णस्तुकारस्तुकपोलयोः॥नासापुटंवकारार्णोरेकारस्तुमुखेतथा॥१८॥णिकारऊर्ध्वमोष्ठंतुयकारस्त्वधरोष्ठकम्॥ आस्यमध्येभकारार्णोगोकारश्चुबुकेतथा॥१९॥ देकारःकण्ठदेशेतुवकारःस्कंधदेशकम् ॥ स्यकारोदक्षिणंहस्तंधीकारोवामहस्तकम् ॥२०॥मकारोहृदयंरक्षेद्धिकारउदरेतथा ॥ धिकारोनाभिदेशेतुयोकारस्तुकटिंतथा ॥२१॥ गुह्यंरक्षतुयोकारऊरूद्वौनःपदाक्षरम् ॥ प्रकारोजानुनीरक्षेच्चोकारोजंघदेशकम्॥२२॥दकारंगुल्फदेशेतुयकारःपदयुग्मकम्॥तकारव्यंजनंचैवसर्वांगेमेसदाऽवतु॥२३॥इदंतुकवचंदिव्यंबाधाशतविनाशनम्॥चतुःषष्टिकलाविद्यादायकंमोक्षकारकम् ॥२४॥ मुच्यतेसर्वपापेभ्यःपरंब्रह्माधिगच्छति ॥ पठनाच्छ्रवणाद्वापिगोसहस्रफलंलभेत् ॥२५ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेद्वादशस्कन्धेगायत्रीमंत्रकवचंनामतृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

की ॥ २२ ॥दकार गुल्फोंकी, या दोनो चरणोंकी, त व्यंजन मेरे सर्वांगकी रक्षा करै ॥ २३ ॥ यह दिव्यकवच सैकडों बाधा दूर करता है चौसठ कलायुक्त विद्या और मोक्षदायक है ॥२४॥ इसके धारणसे सब पापोंसे छूटकर परब्रह्मको प्राप्त होता है इसके पठन श्रवणसे सहस्र गोदानका फल प्राप्त होता है ॥ २५ ॥ इतिश्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

नारदजी बोले हे भगवन् ! देवदेवेश भूतभव्य जगतके प्रभु ! मैंने दिव्य गायत्री मंत्रका विग्रह और कवच सुना ॥ १ ॥ अब गायत्री हृदयके सुननेकी इच्छा है जिसके धारणसे गायत्रीजपका समस्त पुण्य प्राप्त होता है ॥ २॥ श्रीनारायण बोले हे नारद ! अथर्वमे देवीका हृदय लिखा है वह रहस्यकाभी रहस्य तुमसे कहता हूं॥ ३॥ वह विराट् रूप महादेवी गायत्री वेदमाता है उसका ध्यानकर अंगोंमे इन देवताओंका ध्यान करै ॥ ४॥ जब विराट्रूपमें पिण्ड और ब्रह्माण्डकी एकतासे अपने देहको गायत्रीरूप देखे तो अपने देहमे गायत्रीकी भावना करै जिससे तन्मय होजाय॥ ५॥ वेदवित् कहते हैं अदेव देवकी पूजा न करै अभेद होनेके निमित्त

नारदउवाच ॥ ॥ भगवन्देवदेवेशभूतभव्यजगत्प्रभो ॥ कवचंचश्रुतंदिव्यंगायत्रीमंत्रविग्रहम् ॥ १ ॥ अधुनाश्रोतुमिच्छामिगायत्री हृदयंपरम् ॥ यद्धारणाद्भवेत्पुण्यंगायत्रीजपतोऽखिलम् ॥ २ ॥ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ देव्याश्चहृदयंप्रोक्तंनारदाथर्वणेस्फुटम् ॥ तदेवाहंप्रवक्ष्यामिरहस्यातिरहस्यकम् ॥ ३ ॥ विराड्रूपांमहादेवींगायत्रींवेदमातरम् ॥ ध्यात्वातस्यास्त्वथांगेषुध्यायेदेताश्चदेवताः ॥ ४ ॥ पिंडब्रह्मांडयोरैक्याद्भावयेत्स्वतनौतथा ॥ देवीरूपेनिजेदेहेतन्मयत्वायसाधकः ॥ ५ ॥ नादेवोभ्यर्चयेद्देवमितिवेदविदोविदुः ॥ ततोऽभेदायकायेस्वेभावयेद्देवताइमाः ॥ ६ ॥ अथतत्संप्रवक्ष्यासितन्मयत्वमथोभवेत् ॥ गायत्रीहृदयस्याऽस्याऽप्यहमेवऋषिःस्मृतः ॥ ॥ ७ ॥ गायत्रीच्छंदउद्दिष्टंदेवतापरमेश्वरी ॥ पूर्वोक्तेनप्रकारेणकुर्यादंगानिषट्क्रमात् ॥ आसनेविजनेदेशेध्यायेदेकाग्रमानसः ॥ ८ ॥ अथार्थन्यासःद्यौर्मूर्ध्निदैवतम् ॥ दंतपंक्तावश्विनौ ॥ उभेसंध्येचोष्ठौ ॥ मुखमग्निः॥ जिह्वासरस्वती ॥ ग्रीवायांतुबृहस्पतिः ॥ स्तनयोर्वसवोऽष्टौ ॥ बाह्वोर्मरुतः ॥ हृदयेपर्जन्यः ॥ आकाशमुदरम् ॥ नाभावंतरिक्षम् ॥ कट्योरिंद्राग्नी ॥ जघनेविज्ञानघनःप्रजापतिः ॥ कैलासमलयेऊरू ॥ विश्वेदेवाजान्वोः ॥ जंघायांकौशिकः ॥ गुह्यमयने ॥ ऊरूपितरः ॥

अपने शरीरमे इन देवताओंकी भावना करै ॥ ६ ॥ जिससे तन्मय होजाय वह मैं तुमसे कहता हूं इस गायत्री हृदयका मैं नारायण ऋषि हूं ॥७॥ गायत्री छन्द परमेश्वरी देवता है, पूर्वोक्त प्रकारसे षडङ्ग न्यास करै, विजन स्थानमे आसन लगाय एकाग्रमनसे ध्यान करै ॥ ८ ॥ अब अर्थन्यास कहते है द्यौः मस्तकमें, दंतपंक्तिमें अश्विनीकुमार, दोनो सन्ध्या ओष्ठोंमें, मुखमें अग्नि, जिह्वामें सरस्वती, ग्रीवामे बृहस्पति, स्तनोंमे आठोंवसु, दोनों भुजाओंमे मरुत, हृदयमें पर्जन्य, उदरमे आकाश, नाभिमें अन्तरिक्ष, कटिमें इन्द्राग्नी, जंघामे विज्ञानघनप्रजापति, ऊरुओंमें कैलास और मलयाचल, जानुओंमें विश्वदेव जंघामें कौशिक, इन्द्र

गुह्यमें, दोनों अयन ऊरुओंमें, पितर चरणोंमें, पृथ्वी अंगुलियोंमें, वनस्पति रोमोंमें, ऋषि नखोंमें, मुहूर्त्त अस्थियोंमें, ग्रह रुधिर मांसमे, छहों ऋतु निमेषमें, संवत्सर अहोरात्रमें आदित्य, चन्द्रमा, ऐसी श्रेष्ठ दिव्य सहस्र नेत्रवाली गायत्रीको मैं शरण होताहूं, ॐ तत्सवितुर्वरेण्याय श्रेष्ठतेजके निमित्त नमस्कार है । ॐ उस पूर्वदिशामें उदय होनेवालेके निमित्त प्रणाम है । प्रभातके आदित्यके निमित्त प्रणाम है । प्रभात कालके सूर्यकी प्रतिष्ठाको प्रणाम है । प्रभातमें स्मरण किये सविता रात्रिके पापको दूर करते है।संध्यामें स्मरणकिये हुए दिनके पापको दूर करते हैं । सायं प्रातःस्मरणकरनेसे मनुष्य पापरहित होता है । वह पुरुष मानो सबतीर्थोंमें स्नान करचुका वह सब देवताओंसे जाना जाता है । अवाच्य वचन कहनेके दोषोंसे पवित्र होजाता है । अभक्ष्य भक्षण करनेसे पवित्र होता है, अभोज्य भोज

पादौपृथिवी ॥ वनस्पतयोंगुलीषु ॥ ऋषयोरोमाणि ॥ नखानिमुहूर्तानि ॥ अस्थिपुग्रहाः ॥ असृङ्मांसमृतवः ॥ संवत्सरावैनिमिषम् ॥ अहोरात्रावादित्यश्चंद्रमाः ॥ प्रवरांदिव्यांगायत्रींसहस्रनेत्रांशरणमहंप्रपद्ये ॥ ॐतत्सवितुर्वरेण्यायनमः ॥ ॐ तत्पूर्वाजयायनमः ॥ तत्प्रातरादित्यायनमः ॥ तत्प्रातरादित्यप्रतिष्ठायेनमः ॥ प्रातरधीयानोरात्रिकृतंपापंनाशयति ॥ सायमधीयानोदिवसकृतंपापंनाशयति ॥ सायंप्रातरधीयानोअपापोभवति ॥ सर्वतीर्थेषुस्नातोभवति ॥ सर्वैर्देवैर्ज्ञातोभवति ॥ अवाच्यवचनात्पूतोभवति ॥ अभक्ष्यभक्षणात्पूतोभवति ॥ अभोज्यभोजनात्पूतोभवति ॥ अचोष्यचोषणात्पूतोभवति ॥ असाध्यसाधनात्पूतोभवति ॥ दुष्प्रतिग्रहशतसहस्रात्पूतोभवति ॥ सर्वप्रतिग्रहात्पूतोभवति ॥ पंक्तिदूषणात्पूतोभवति ॥ अनृतवचनात्पूतोभवतिअथाऽब्रह्मचारीब्रह्मचारीभवति ॥ अनेनहृदयेनाधीतेनक्रतुसहस्रेणेष्टंभवति ॥ षष्टिशतसहस्रगायत्र्याजप्यानिफलानिभवंति ॥ अष्टौब्राह्मणान्सम्यग्ग्राहयेत् ॥ तस्यसिद्धिर्भवति ॥ यइदंनित्यमधीयानोब्राह्मणः प्रातःशुचिः सर्वपापैःप्रमुच्यतइति ॥ ब्रह्मलोकेमहीयते ॥ इत्याहभगवाञ्श्रीनारायणः ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेद्वादशस्कंधेगायत्रीहृदयंनामचतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

नसे पवित्र होता है अचोष्य वस्तु चूसनेसे पवित्र होताहै। असाध्य साधनसे पवित्र होताहै, सैकडों सहस्र नष्ट दान लेनेसे पवित्र होता, सब प्रतिग्रहोसे पवित्र होता, पंक्ति, दूषणोंसे पवित्र होता अनृतवचन कहनेके पापसे छूटता अब्रह्मचारी ब्रह्मचारी होता इस गायत्रीहृदयके पाठसे सहस्रयज्ञका फल मिलता है(६००००) साठ सहस्र गायत्रीजपका फल होता है आठ ब्राह्मणोंको भलीप्रकार ग्रहण करावै तो उसको सिद्धि होती है जो ब्राह्मण पवित्र होकर प्रातःकालमें इसको नित्य अध्ययन करता है वह सब पापसे मुक्त होकर ब्रह्मलोकमें गमन करता है ऐसा भगवान् नारायणने कहा है ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादश स्कंधे भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

नारदजी बोले हे भक्तोंपर दयाकरनेवाले सर्वज्ञ! आपने पापनाशक गायत्रीका हृदय कथन किया अब गायत्रीका स्तोत्र कहिये॥ १ ॥ नारायण बोले हे आदि शक्ति जगत्की माता ! भक्तोंके ऊपर अनुग्रह करनेवाली सर्वत्र व्यापक अनन्त श्री दोनो संध्यारूप ! आपको प्रणाम है ॥ २॥ आपही संध्या गायत्री सरस्वती सावित्री ब्राह्मी वैष्णवी रौद्री रक्त श्वेत श्याम हो॥ ३॥ प्रभातमे बाला, मध्याह्नमे युवा, सायंमें वृद्धा होती हो. इसप्रकार मुनिजन सदा तुम्हारी चिन्तना करते हैं॥ ४ ॥ हंसपर गरुडपर वृषभपर चढी ऋग्वेदकी पढनेवाली जो तपस्वियोको भूमिपर दीखती है ॥ ५ ॥ और यजुर्वेदका पाठ करती हुई अन्तरिक्षमें विराजमान होती है वह सब

नारदउवाच ॥ भक्तानुकंपिन्सर्वज्ञहृदयंपापनाशनम् ॥ गायत्र्याःकथितंतस्माद्गायत्र्याःस्तोत्रमीरय ॥ १ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ आदिशक्ते जगन्मातर्भक्तानुग्रहकारिणि ॥ सर्वत्रव्यापिकेऽनंतेश्रीसंध्येतेनमोऽस्तुते ॥ २ ॥ त्वमेवसंध्यागायत्रीसावित्रीचसरस्वती ॥ ब्राह्मीचवैष्णवी रौद्रीरक्ताश्वेतासितेतरा ॥ ३ ॥ प्रातर्बालाचमध्याह्नेयौवनस्थाभवेत्पुनः ॥ वृद्धासायंभगवतीचिंत्यतेमुनिभिःसदा ॥ ४ ॥ हंसस्थागरुडारूढातथावृषभवाहिनी ॥ ऋग्वेदाध्यायिनीभूमौदृश्यतेयातपस्विभिः ॥ ५ ॥ यजुर्वेदंपठंतीचअंतरिक्षेविराजते ॥ सासामगापिसर्वेषुभ्राम्यमाणातथाभुवि ॥ ६ ॥ रुद्रलोकंगतात्वंहिविष्णुलोकनिवासिनी ॥ त्वमेवब्रह्मणोलोकेऽमर्त्यानुग्रहकारिणी ॥ ७ ॥ सप्तर्षिप्रीतिजननीमायाबहुवरप्रदा ॥ शिवयोःकरनेत्रोत्थाह्यश्रुस्वेदसमुद्भवा ॥८॥ आनंदजननीदुर्गादशधापरिपठ्यते ॥ वरेण्यावरदाचैववरिष्ठावरवर्णिनी ॥ ९ ॥ गरिष्ठाचवरार्हाचवरारोहाचसप्तमी ॥ नीलगंगातथासंध्यासर्वदाभोगमोक्षदा ॥ १० ॥ भागीरथीमर्त्यलोकेपातालेभोगवत्यपि ॥ त्रिलोकवाहिनीदेवीस्थानत्रयनिवासिनी ॥ ११ ॥ भूर्लोकस्थात्वमेवासिधरित्रीशोकधारिणी ॥ भुवोलोकेवायुशक्तिःस्वर्लोकेतेजसांनिधिः ॥१२॥

मे सामगाती भूमिपर भ्रमण करती है॥ ६ ॥ तुमही रुद्रलोकमे प्राप्त होकर विष्णु लोकमें निवास करती हो तुमही ब्रह्मलोकमेंही मनुष्योपर अनुग्रह करती हो ॥ ७ ॥ सप्तऋषियोको प्रसन्न करनेवाली बहुत वर देनेवाली माया शिव और शक्ति हाथ नेत्रसे उत्पन्न उन्हींके अश्रु और पसीनेसे उद्भव ॥ ८ ॥ आनन्दकी प्रगट करनेवाली दुर्गा दश प्रकार पढी जाती है वरेण्या वरदा वरिष्ठा वरवर्णिनी॥ ९॥ गरिष्ठा, वरार्हा, वरारोही, नीलगंगा, संध्या, सदा भोग मोक्ष देनेवाली ॥ १० ॥ मृत्युलोकमे भागीरथीरूप, पातालमें भोगवती, स्वर्गमे सीता इसप्रकार त्रिलोकवाहिनी देवी तीनों स्थानमें निवास करती है ॥ ११ ॥ भूलोकमें शोकधारिणी

भूमि तुमही हो भुवर्लोकमें वायुशक्तिरूप और स्वर्गलोकमे तेजोंकी निधि तुमहो ॥ १२ ॥ महर्लोकमें महासिद्धिरूप जनलोकमें जननी तपोलोकमे तपस्विनी और सत्यलोकमें सत्यवाक् तुमही हो॥१३॥विष्णुलोकमे कमला ब्रह्मलोक देनेवाली गायत्री और रुद्रलोकमें गौरी शिवके अर्धांगनिवास करनेवाली तुमही हो ॥१४॥ अहं महान् प्रकृति रूपसे तुमही गाई जाती हो, साम्यावस्थात्मिका शवल ब्रह्मरूपिणी तुमही हो ॥१५॥ तिससे परे परा परमाशक्ति तुमही गाई जाती हो. इच्छा शक्ति क्रियाशक्ति ज्ञानशक्ति, तीनशक्ति देनेवाली तुमही हो ॥ १६ ॥ गंगा यमुना विपाशा सरस्वती सरयू देविका सिन्धु नर्मदा इरावती ॥ १७ ॥ गोदावरी शतद्रु कावेरी देवलोकगामिनी कौशिकी चन्द्रभागा वितस्ता सरस्वती ॥ १८ ॥ गंडकी तपनी करतोया गोमती वेत्रवती तुमहो, इडा पिंगला तीसरी सुषुम्ना ॥

महर्लोकेमहासिद्धिर्जनलोकेजनेत्यपि ॥ तपस्विनीतपोलोकेसत्यलोकेतुसत्यवाक् ॥ १३ ॥ कमलाविष्णुलोकेचगायत्रीब्रह्मलोकदा ॥ रुद्रलोकेस्थितागौरीहरार्धांगनिवासिनी ॥ १४ ॥ अहमोमहतश्चैवप्रकृतिस्त्वंहिगीयसे॥ साम्यावस्थात्मिकात्वंहिशबलब्रह्मरूपिणी ॥ १५ ॥ ततःपरापराशक्तिःपरमात्वंहिगीयसे ॥ इच्छाशक्तिःक्रियाशक्तिर्ज्ञानशक्तिस्त्रिशक्तिदा ॥ १६ ॥ गंगाचयमुनाचैवविपाशाचसरस्वती ॥ सरयूर्देविकासिंधुर्नर्मदेरावतीतथा ॥ १७ ॥ गोदावरीशतद्रूश्चकावेरीदेवलोकगा ॥ कौशिकीचंद्रभागाचवितस्ताचसरस्वती ॥ १८ ॥ गंडकीतापिनीतोयागोमतीवेत्रवत्यपि ॥ इडाचपिंगलाचैवसुषुम्नाचतृतीयका ॥ १९ ॥ गांधारीहस्तिजिह्वाचपूषापूषातथैवच ॥ अलंबुसाकुहूश्चैवशंखिनीप्राणवाहिनी ॥ २० ॥ नाडीचत्वंशरीरस्थागीयसेप्राक्तनैर्बुधैः ॥ हृत्पद्मस्थाप्राणशक्तिःकंठस्थास्वप्ननायिका ॥ २१ ॥ तालुस्थात्वंसदाधाराबिंदुस्थाबिंदुमालिनी ॥ मूलेतुकुंडलीशक्तिर्व्यापिनीकेशमूलगा ॥ २२ ॥ शिखामध्यासनात्वंहिशिखाग्रेतुमनोन्मनी ॥ किमन्यद्बहुनोक्तेनयत्किंचिज्जगतीत्रये ॥ २३ ॥ तत्सर्वंत्वंमहादेविश्रियेसंध्येनमोस्तुते ॥ इतीदंकीर्तितंस्तोत्रंसंध्यायांबहुपुण्यदम् ॥ २४ ॥ महापापप्रशमनंमहासिद्धिविधायकम् ॥ यइदंकीर्तयेत्स्तोत्रंसंध्याकालेसमाहितः ॥ २५ ॥

॥ १९ ॥ गांधारी हस्तजिह्वा पूषा अपूषा अलंबुसा कहू शंखिनी प्राणवाहिनी ॥ २० ॥ यह शरीरमें स्थित नाडीस्वरूप तुमही हो ऐसा पुरातन आचार्य कहते हैं हृदयकमलमे स्थित प्राणशक्ति कंठमें स्थित स्वप्ननायिका ॥ २१ ॥ तालुमें सदाधारा, भौंहके मध्यमें बिन्दुमालिनी, मूलाधारमें कुंडलिनी शक्ति, केशमूलमें व्यापिनी ॥ २२ ॥ शिखाके मध्य अर्थात् ज्ञानकलामें आसन करनेवाली, शिखाके अग्रमे मनोन्मनी तुमही हो, बहुत कहनेसे क्या है त्रिलोकीमें जो कुछहै ॥ ॥२३॥हेमहादेवी वह सब तुमही हो, श्री और संध्यारूप तुमको प्रणाम है, संध्याके समय यह स्तोत्र पढनेसे महापुण्य होता है ॥२४॥ यह महापापका शान्तकरने और

महासिद्धिका देनेवाला है, जो सावधान हो सन्ध्याकालमें यह स्तोत्र पढते हैं ॥ २५ ॥ अपुत्रको पुत्रकी प्राप्ति धनार्थीको धन मिलता है, सब तीर्थ तप दान यज्ञ योगका फल मिलता है ॥ २६ ॥ वह चिरकाल भोग भोगकर अन्तमें मोक्षको प्राप्त होता है तपस्वियोंका किया स्तोत्र जो स्नानकालमें पढ़ते हैं ॥ २७॥ और जहां कहीं जलमें स्नान करै उनको सन्ध्याके मज्जनका फल मिलता है इसमें सन्देह नहीं. हे नारद ! यह सत्य है ॥ २८ ॥ जो भक्तिसे सुनै वह सब पापोंसे छूटजाता है हे नारद ! मैंने यह स्तोत्र तुमसे कहा सन्ध्याके उद्देशसे अमृतके समान है ॥२९॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां गायत्रीस्तोत्रं नाम पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ नारदजी बोले हे भगवन् ! सब धर्मोंके जाननेवाले सब शास्त्रमें पण्डित आपके मुखसे श्रुति स्मृति पुराणोंका रहस्य

अपुत्रःप्राप्नुयात्पुत्रंधनार्थीधनमाप्नुयात्॥सर्वतीर्थतपोदानयज्ञयोगफलंलभेत् ॥२६॥भोगान्भुक्त्वाचिरंकालमंतेमोक्षमवाप्नुयात्॥ तपस्विभिः कृतंस्तोत्रंस्नानकालेतुयःपठेत्॥२७॥यत्रकुत्रजलेमग्नःसंध्यामज्जनजंफलम्॥लभतेनात्रसंदेहःसत्यंसत्यंचनारद ॥२८॥ शृणुयाद्योपितद्भक्त्या सतुपापात्प्रमुच्यते ॥ पीयूषसदृशंवाक्यंसंध्योक्तंनारदेरितम् ॥२९॥इतिश्रीदेवीभागवतेम०द्वादशस्कंधेगायत्रीस्तोत्रंनामपंचमोऽध्यायः॥५॥ नारदउवाच ॥ भगवन्सर्वधर्मज्ञसर्वशास्त्रविशारद ॥ श्रुतिस्मृतिपुराणानांरहस्यंत्वन्मुखाच्छ्रुतम् ॥१॥ सर्वपापहरंदेवयेनविद्याप्रवर्तते ॥ केन वाब्रह्मविज्ञानंकिंनुवामोक्षसाधनम् ॥२॥ ब्राह्मणानांगतिःकेनकेनवामृत्युनाशनम् ॥ ऐहिकामुष्मिकफलंकेनवापद्मलोचन ॥३॥ वक्तुमर्हस्यशे षेणसर्वंनिखिलमादितः ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ साधुसाधुमहाप्राज्ञसम्यक्पृष्टंत्वयाऽनघ ॥४ ॥ शृणुवक्ष्यामियत्नेनगायत्र्यष्टसहस्रकम् ॥ नाम्नांशुभानांदिव्यानांसर्वपापविनाशनम् ॥५॥ सृष्ट्यादौयद्भगवतापूर्वंप्रोक्तंब्रवीमिते ॥ अष्टोत्तरसहस्रस्यऋषिर्ब्रह्माप्रकीर्तितः ॥६ ॥छंदोनु ष्टुप्तथादेवीगायत्रीदेवतास्मृता ॥ हलोबीजानितस्यैवस्वराःशक्तयईरिताः ॥ ७ ॥ अंगन्यासकरन्यासावुच्येतेमातृकाक्षरैः ॥ अथध्यानंप्रव क्ष्यामिसाधकानांहितायवै ॥८॥ रक्तश्वेतहिरण्यनीलधवलैर्युक्तांत्रिनेत्रोज्ज्वलांरक्तांरक्तनवस्रजंमणिगणैर्युक्तांकुमारीमिमाम् ॥ गायत्रीकमला सनांकरतलव्यानद्धकुंडांबुजांपद्माक्षीचवरस्रजंचदधतींहंसाधिरूढांभजे ॥ ९ ॥

सुना ॥ १ ॥ अब किससे सब पापहारिणी विद्याकी प्रवृत्ति होती है किससे ब्रह्मविज्ञान और मोक्षका साधन होता है ॥२॥ किससे ब्राह्मणोंकी गति और किससे मृत्युका साधन होता है हे पद्मलोचन ! किसके द्वारा दोनो लोकोंका साधन प्राप्त होता है ॥ ३ ॥ वह आदिसे आप सब वर्णन कीजिये श्रीनारायण बोले हे महाभाग ! धन्य हो तुमने भलीबात पूंछी ॥ ४॥ सुनो मै यत्नसे गायत्रीके एक सहस्र आठ नामोंको वर्णन करता हूं जो शुभ दिव्य और सम्पूर्ण पापोंके नाशक हैं ॥ ५ ॥ जो सृष्टिकी आदिमें पूर्वमें भगवान्ने कहे सो मै आपसे सब कहता हूं, इन १००८ नामोंके ब्रह्मा ऋषि॥६॥ अनुष्टुप्छन्द, गायत्रीदेवी, हल्अक्षर बीज और स्वर शक्तियें हैं॥ ७॥मातृकाअक्षरोंसे अंगन्यास करन्यास होता है अब साधकोंके हितके निमित्त ध्यान कहता हूं॥ ८॥लाल श्वेत हिरण्य नील धवल

वर्णके मणिगणोंसे युक्त तीनों नेत्रोंसे उज्ज्वल अरुण वर्ण लाल फूलोंकी नवीन माला पहरे कुमारी कमलासनपर आरूढ कण्डिका और कमल धारण किये कमललोचनी इष्ट अक्षमाला पहरे हंसारूढ गायत्रीको भजताहूं ॥ ९ ॥ [ अकारादि ३५ ] नाम कहते हैं अचिन्त्यलक्षणवाली अव्यक्ता ( अस्पष्टनामरूपवाली ) अर्थमातृमहेश्वरी अमृतसागरके मध्यमें स्थित अजिता, अपराजिता ॥ १० ॥ अणिमादि गुणोंकी आधार अर्कमंडलमें स्थित अजरा अजा, अपरा अधर्मा ( जातिआदि धर्मसे रहित ) अक्षसूत्रकी धारण करनेवाली अधरा ( निकृष्टरूपा ) ॥ ११ ॥ अकारसे आदि लेकर क्षकार पर्यन्त, अरिषड्वर्गकी भेदकरनेवाली, अंजनाद्रिकी समान कान्तिवाली अंजनाद्रिपर निवास करनेवाली ॥ १२ ॥ अदिति ( देवमाता ) अजपा ( गायत्री ) अविद्या अरविन्दलोचनी अन्तर वाहरमें स्थित अविद्या जीव उपाधिकी ध्वंस करनेवाली अन्तरात्मिका ॥ १३ ॥ अजा, अजमुखा ( ब्रह्ममुखमें निवासकरनेवाली )

अचिंत्यलक्षणाव्यक्ताप्यर्थमातृमहेश्वरी ॥ अमृतार्णवमध्यस्थाप्यजिताचापराजिता ॥ १० ॥ अणिमादिगुणाधाराप्यर्कमंडलसंस्थिता ॥ अजराऽजाऽपराऽधर्माअक्षसूत्रधराऽधरा ॥११॥अकारादिक्षकारांताप्यारिषड्वर्गभेदिनी॥ अंजनाद्रिप्रतीकाशाप्यंजनाद्रिनिवासिनी ॥ १२ ॥ अदितिश्चाजपाविद्याप्यरविंदनिभेक्षणा ॥ अंतर्बहिःस्थिताविद्याध्वंसिनीचांतरात्मिका ॥ १३ ॥ अजाचाजमुखावासाप्यरविंदनिभानना ॥ अर्धमात्रार्थदानज्ञाप्यरिमंडलमर्दिनी ॥ १४ ॥ असुरघ्नीह्यमावास्याप्यलक्ष्मीघ्न्यंत्यजार्चिता ॥ आदिलक्ष्मीश्चादिशक्तिराकृतिश्चायतानना ॥ १५ ॥ आदित्यपदवीचाराप्यादित्यपरिसेविता ॥ आचार्यावर्तनाचाराप्यादिमूर्तिनिवासिनी ॥ १६ ॥ आग्नेयीचामरीचाद्याचाराध्याचासनास्थिता ॥ आधारनिलयाधाराचाकाशांतनिवासिनी ॥ १७ ॥ आद्याक्षरसमायुक्ताचांतराकाशरूपिणी ॥ आदित्यमंडलगताचांतरध्वांतनाशिनी ॥ १८ ॥ इंदिराचेष्टदाचेष्टाचेंदीवरनिभेक्षणा ॥ इरावतीचेंद्रपदाचेंद्राणीचेंदुरूपिणी ॥ १९ ॥

अवासा अरविन्दसे मुखवाली अर्धमात्रा, अर्थदानज्ञा ( चारों पुरुषार्थके दानकी ज्ञाता ) अरिमण्डलकी मर्दन करनेवाली ॥ १४ ॥ असुरोंकी नाशक अमावास्या अलक्ष्मीनाशक अन्त्यजार्चिता ( मातंगीरूपसे पूजित ) [ आकारादि २२ नाम ] आदिलक्ष्मी आदिशक्ति आकृति आयतानना ( विस्तृतमुखवाली ) ॥ १५ ॥ आदित्यमार्गमें विचरण करनेवाली अदितिपुत्रोंसे सेवित आचार्या ( स्वयं व्याख्यात्री ) आवर्तना जगत्की आवर्तन करनेवाली आचारा दक्षिणाचारादि आचारवाली आदिमूर्ति ब्रह्ममें निवास करनेवाली ॥ १६ ॥ आग्नेयीदिशारूप आमरी अमरावतीरूपवाली आद्या आराध्या आसनमें स्थित आधारनिलया मूलाधारमें निवासवाली आधारा ( सबकी आधारा कुंडलिनीरूप ) आकाशान्तनिवासिनी ( अहंकार तत्वमें स्थित ) आद्याक्षरसे युक्त अन्तराकाश अर्थात् दहराकाशरूपवाली आदित्यमण्डलमें प्राप्त, अन्तरध्वान्त अविद्या अंधकारकी नाशिनी ॥ १७ ॥ १८ ॥ [ इकारादि १५ नाम ] इन्दिरा इष्टदा,

इष्टा, इन्दीवर कमलकी समान नेत्रवाली, इरावती ( भवाक् सुराम्बुमती ) इन्द्रपदा, इन्द्राणी इन्दुरूपिणी ॥ १९ ॥ इक्षु पौड्रक इक्षु धनुषसे युक्त इषुसंधान करनेवाली, इन्द्रनीलमणिके समान आकारवाली इडा पिंगलारूपवाली॥ २० ॥ इन्द्राक्षी ( शताक्षी ) [ईकारादि दो नाम]ईश्वरीदेवी, ईहात्रयवर्जिता (तीनों इच्छा ओंसे रहित ) [ उकारादि आठनाम ] उमा, उषा, उडुनिभा, ( नक्षत्रसमान ) उर्वारुकफल कर्कटी फलकी समान मुखवाली ॥ २१ ॥ उडुप्रभा, उडुमती, उडुपा पोतरूपिणी ) उडुमध्यगामिनी, [ ऊकारादि ५ नाम ] ऊर्ध्वा ऊर्ध्वकेशी,ऊर्ध्व और अधो ऊंच नीच गतिकी भेदनकरनेवाली ॥ २२॥ ऊर्ध्ववाहुप्रिया,ऊर्मिमाला वा ग्रन्थदायिनी समुद्रवत् कविनारूप ग्रंथकी देनेवाली ऋकारादि १३ नाम ऋत ( सत्य )ऋषि (वेदरूप) ऋतुमती ऋषिदेवताओंसे नमस्कृत ॥ २३॥ ऋग्वेदा, ऋणहर्त्री (ऋषिमण्डलमें विचरण करनेवाली, ऋद्धि ऋजुमार्गमें स्थित ऋजुधर्मवाली, ऋतुदायिनी॥ २४॥ ऋग्वेदनिलया ऋज्वी,[लृकारादि लृकारादि अप्रसिद्ध होनेसे नहीं कहे

इक्षुकोदंडसंयुक्ताचेषुसंधानकारिणी ॥ इंद्रनीलसमाकाराचेडापिंगलरूपिणी ॥ २० ॥ इंद्राक्षीचेश्वरीदेवीचेहात्रयविवर्जिता ॥ उमाचोषा ह्युडुनिभाउर्वारुकफलानना ॥ २१ ॥ उडुप्रभाचोडुमतीह्युडुपाह्युडुमध्यगा ॥ ऊर्ध्वंचाप्यूर्ध्वकेशीचाप्यूर्ध्वाधोगतिभेदिनी ॥ २२ ॥ऊर्ध्व वाहुप्रियाचोर्मिमालावाग्ग्रंथदायिनी ॥ ऋतंचर्षिर्ऋतुमतीऋषिदेवनमस्कृता ॥ २३ ॥ ऋग्वेदाऋणहर्त्रीचऋषिमंडलचारिणी ॥ ऋद्धिदा ऋजुमार्गस्थाऋजुधर्माऋतुप्रदा ॥ २४ ॥ ऋग्वेदनिलयाऋज्वीलुप्तधर्मप्रवर्तिनी॥लूतारिवरसंभूतालूतादिविषहारिणी॥२५॥एकाक्षराचैकमा त्राचैकाचैकैकनिष्ठिता॥ऐंद्रीह्यैरावतारूढाचैहिकामुष्मिकप्रदा॥२६॥ ओंकाराह्योषधीचोताचोतप्रोतनिवासिनी ॥ और्वाह्यौषधसपन्नाऔपा सनफलप्रदा ॥२७॥ अंडमध्यस्थितादेवीचाःकारमनुरूपिणी ॥ कात्यायनीकालरात्रिःकामाक्षीकामसुन्दरी ॥२८ ॥ कमलाकामिनीकांता कामदाकालकंठिनी ॥ करिकुंभस्तनभराकरवीरसुवासिनी ॥ २९ ॥

लकारादिके यहां लृकारके जानने ] लुप्तधर्मोंको प्रवृत्त करनेवाली लूतारिवरसंभूता, लूता ( मकरी ) आदिके विषकी हरनेवाली ॥ २५॥ [ एकारादि ४ नाम ] एकाक्षरा, एकमात्रा, एका, एकैकनिष्ठिता [ ऐकारादि ३ नाम ] ऐन्द्री ऐरावतपर आरूढ, ऐहिक इस लोक और परलोकमें फल देनेवाली [ ओकारादि४नाम ] ओकारा, ओषधी ओता ओतप्रोता [ सूतकी समान सबके अभ्यन्तरमें व्याप्त ] [ औकारादि ३ नाम ] और्वा भूमिमें होनेवाली, औषधसम्पन्ना औपासन उपासना वालोंको फल देनेवाली॥ २६ ॥ २७॥ [अं आदि एक नाम ] अंडमध्यमें स्थित देवी [ अःकारादि नाम ] अःकार विसर्ग रूप मंत्रके रूपवाली[ककारादि१६नाम] कात्यायनी, कालरात्रि, कामाक्षी, कामसुन्दरी ॥२८॥ कामला, कामिनी, कान्ता, कामदा, कालकंठिनी, करिकुंभस्तनभरा, करवीरसे पूजित हो वहां निवास

करनेवाली ॥२९॥ कल्याणी, कुंडलवती,कुरुक्षेत्रनिवासिनी, कुरुविन्द रत्नके दलकी समान आकारवाली, कुंडली, कुमुदालया ॥ ३० ॥ कालजिह्वा, करालमुखी, कालिका, कालरूपिणी, कमनीयगुणवाली, कांति,कलाधारा, कुमुद्वती॥ ३१॥कौशिकी, कमलाकारा, कामचारकी ध्वंसकरनेवाली,कौमारी,करुणापांगी,ककुबन्ता, ( दिशाओंकी अवसानरूप ) कारिप्रिया ॥ ३२ ॥ केशरीरूप केशवसे स्तुतिको प्राप्त, कदम्बपुष्पकी इच्छावाली, कालिन्दी,कालिका, कांची, कलशोद्भव अगस्त्यसे स्तुतिको प्राप्त होनेवाली ॥ ३३ ॥ काममाता, ऋतुमती, कामरूपा, कृपावती, कुमारी, कुंडनिलया अग्निहोत्रमें स्थित किराती, कीरवाहना ॥ ३४ ॥ कैकेयी, कोकिलाकी समान शब्द करनेवाली, केतकीरूपा, कुसुमप्रिया, कमंडलुधरा, काली,कर्मकी निर्मूल करनेवाली ॥ ३५ ॥ कलहंसगति, कक्षा, कृतकौतु

कल्याणीकुंडलवतीकुरुक्षेत्रनिवासिनी ॥ कुरुविंददलाकाराकुंडलीकुमुदालया ॥ ३० ॥ कालजिह्वाकरालास्याकालिकाकालरूपिणी ॥
कमनीयगुणाकांतिःकलाधाराकुमुद्वती ॥३१ ॥ कौशिकीकमलाकाराकामचारप्रभंजिनी॥कौमारीकरुणापांगीककुबंताकरिप्रिया ॥ ३२ ॥
केसरीकेशवनुताकदंबकुसुमप्रिया ॥ कालिंदीकालिकाकांचीकलशोद्भवसंस्तुता ॥ ३३ ॥ काममाताक्रतुमतीकामरूपाकृपावती॥ कुमा
रीकुण्डनिलयाकिरातीकीरवाहना ॥ ३४ ॥ कैकेयीकोकिलालापाकेतकीकुसुमप्रिया॥ कमंडलुधराकालीकर्मनिर्मूलकारिणी ॥३५॥ कलहं
सगतिःकक्षाकृतकौतुकमंगला ॥ कस्तूरीतिलकाकम्राकरींद्रगमनाकुहूः ॥ ३६ ॥ कर्पूरलेपनाकृष्णाकपिलाकुहराश्रया ॥ कूटस्थाकुधरा
कम्राकुक्षिस्थाखिलविष्टपा ॥ ३७ ॥ खड्गखेटकराखर्वाखेचरीखगवाहना ॥ खट्वांगधारिणीख्याताखगराजोपरिस्थिता ॥ ३८ ॥ खल
घ्नीखंडितजराखंडाख्यानप्रदायिनी ॥ खण्डेन्दुतिलकागङ्गागणेशगुहपूजिता ॥ ३९ ॥ गायत्रीगोमतीगीतागांधारीगानलोलुपा ॥गौतमीगा
मिनीगाधागंधर्वाप्सरसेविता ॥४०॥ गोविंदचरणाक्रांतागुणत्रयविभाविता ॥ गंधर्वीगह्वरीगोत्रागिरीशागहनागमी ॥ ४१ ॥ गुहावासागुण
वतीगुरुपापप्रणाशिनी ॥ गुर्वीगुणवतीगुह्यागोप्तव्यागुणदायिनी ॥४२ ॥

कमंगला, कस्तूरीतिलका, कम्रा, सुन्दरी, करीन्द्रसमान गमनवाली कुहू ॥३६॥ कर्पूरलेपना, कृष्णा, कपिला, कुहराश्रया, कूटस्था, कुधरा, ( पर्वतधारिणी ) कम्रा, कुक्षिस्थाखिलविष्टपा ॥ ३७ ॥ [ खकारादि ११नाम, ] खड्गखेटकरा, खर्वा, खेचरी, खगवाहना, खट्वांगधारिणी, ख्याता,खगराजपर स्थित ॥ ३८॥ खलनाशिनी, खंडितजरा, खंडाख्यानकी देनेवाली, खण्डेन्दुतिलका; [ गकारादि ॥ ३६ ॥ नाम, ] गंगा, गणेशगुहपूजिता ॥३९॥ गायत्री, गोमती, गीता, गान्धारी, गानलोलुपा, गौतमी गामिनी, गाधा, ( प्रतिष्ठारूपिणी ) गन्धर्वाप्सरोंसे सेवित ॥ ४० ॥ गोविन्दचरणाक्रान्ता, गुणत्रयविभाविता, गंधर्वी, गह्वरी, गोत्रा, ( पृथ्वी ) गिरीशा, गहना, गमी ( पर्यालोचन करनेवाली ) ॥ ४१ ॥ गुहावासा, गुणवती, गुरुपापप्रणाशिनी, गुर्वी, गुणवती

गुह्या गोप्तव्या, गुणदायिनी ॥ ४२ ॥ गिरिजा, गुह्यमातंगी, गरुडध्वजकी प्रिया, गर्वापहारिणी, गोदा, गोकुलस्था, गदाधरा ॥ ४३ ॥ गोकर्णस्थानमें आसक्त गुह्य मण्डलमें निवास करनेवाली [ घकारादि १४ नाम ] घर्मदा, घनदा, घंटा, घोरदानवमर्दिनी ॥ ४४ ॥ घृणि ( सूर्य ) मंत्रमयी, घोषा, घनसंतापदायिनी, घंटारवप्रिया, घ्राणा घृणिसंतुष्टिकारिणी ॥ ४५ ॥ घनारिमंडला, घूर्णी, घृताची, घनवेगिनी, [ ङकार अप्रसिद्ध है ज्ञकारका नाम एक है ] ज्ञानधातुमयी ( चिद्धातुमय ) [ चकारादि ४९ नाम ] चर्चा ( भाषणादि ) चर्चिता, चारुहासिनी ॥ ४६ ॥ चटुला, चंडिका, चित्रा, चित्रमाल्यसे विभूषित, चतुर्भुजा, चारुदंता, चातुरी, चरितप्रदा ॥ ४७ ॥ चूलिका, चित्रवस्त्रान्ता, चन्द्रमारूप कानोंमें कुंडलधारणकरनेवाली चन्द्रहासा, चारुदात्री, चकोरी, चन्द्र

गिरिजागुह्यमातंगीगरुडध्वजवल्लभा ॥ गर्वापहारिणीगोदागोकुलस्थागदाधरा ॥ ४३ ॥ गोकर्णनिलयासक्तागुह्यमंडलवर्तिनी ॥ घर्मदाघनदाघंटाघोरदानवमर्दिनी ॥ ४४ ॥ घृणिमंत्रमयीघोषाघनसंपातदायिनी ॥ घंटारवप्रियाघ्राणाघृणिसंतुष्टकारिणी ॥ ४५ ॥ घनारिमंडलाघूर्णाघृताचीघनवेगिनी ॥ ज्ञानधातुमयीचर्चाचर्चिताचारुहासिनी ॥ ४६ ॥ चटुलाचंडिकाचित्राचित्रमाल्यविभूषिता ॥ चतुर्भुजाचारुदंताचातुरीचरितप्रदा ॥४७॥ चूलिकाचित्रवस्त्रांताचन्द्रमःकर्णकुण्डला ॥ चन्द्रहासाचारुदात्रीचकोरीचन्द्रहासिनी ॥ ४८ ॥ चन्द्रिकाचन्द्रधात्रीचचौरीचौराचचंडिका ॥ चंचद्वाग्वादिनीचन्द्रचूडाचोरविनाशिनी ॥ ४९ ॥ चारुचन्दनलिप्तांगीचंचच्चामरवीजिता ॥ चारुमध्याचारुगतिश्चंदिलाचन्द्ररूपिणी ॥५०॥ चारुहोमप्रियाचार्वाचरिताचक्रबाहुका ॥ चन्द्रमडलमध्यस्थाचन्द्रमंडलदर्पणा ॥ ५१ ॥ चक्रवाकस्तनीचेष्टाचित्राचारुविलासिनी ॥ चित्स्वरूपाचन्द्रवतीचन्द्रमाश्चंदनप्रिया ॥ ५२ ॥ चोदयित्रीचिरप्रज्ञाचातकाचारुहेतुकी ॥ छत्रयाताछत्रधराछायाछंदःपरिच्छदा ॥ ५३ ॥ छायादेवीछिद्रनखाछन्नेन्द्रियविसर्पिणी ॥ छंदोनुष्टुप्प्रतिष्ठांताछिद्रोपद्रवभेदिनी ॥ ५४ ॥

हासिनी ॥ ४८ ॥ चंद्रिका, चन्द्रधात्री, चौरी चौरा ( औषधि विशेषरूपा ) चंडिका, चंचद्वाग्वादिनी, चन्द्रचूडा, चोरविनाशिनी ॥ ४९ ॥ चारुचंदनलिप्तांगी ( सुन्दर चन्दनसे लिप्त अंगवाली ) चंचत् चलायमान चामरोंसे वीजित, चारुमध्यभागवाली, चारुगति, चंदिला ( कर्णाटक देशमें प्रसिद्ध देवता ) चन्द्ररूपिणी ॥ ५० ॥ चारुहोमप्रिया, चार्वा, चरिता, चक्रबाहुका, चन्द्र मंडलके मध्यमे स्थित चन्द्रमण्डल दर्पणवाली ॥ ५१ ॥ चक्रवाकके समान स्तनवाली, चेष्टा चित्रा, चारुविलासिनी, चित्स्वरूपा, चन्द्रवती, चन्द्रमा, चन्दनप्रिया ॥ ५२ ॥ चोदयित्री ( प्रेरणा करनेवाली ) चिरप्रज्ञा, चारुहेतुकी जगत् निर्माणमे सुन्दरहेतुवाली ( छकारादि १४ नाम ) छत्रयाता छत्रधरा, छाया, छन्दः परिच्छन्दा ॥ ५३ ॥ छायादेवी ( स्वामिनी ) छिद्रनखा रन्ध्र



युक्त नखोंवाली, छन्नेन्द्रियविसर्पिणी ( इन्द्रियजित् योगियोंके निकट जानेवाली ) छन्दोनुष्टुप् प्रतिष्ठान्ता ( अनुष्टुप् ) छन्दवाले मंत्रसे जानने योग्य छिद्रोपद्रवभेदिनी (कपटके उपद्रव नाशनेवाली ) ॥ ५४ ॥ छेदा, छत्रेश्वरी, छिन्ना, छूरिका, छेदनप्रिया [ जकारादि ४० नाम ] जननी, जन्मरहिता, जातवेदा, जगन्मयी, जाह्नवी, जटिला, जेत्री, जरामरणसे वर्जित, जम्बूद्वीपवती, ज्वाला, जयन्ती, जलशालिनी ॥ ५५ ॥ ५६ ॥ जितेन्द्रिया जितक्रोधा, जितामित्रा, जगत्प्रिया, जातरूपमयी, जिह्वा, जानकी, जगती, जरा, ॥ ५७ ॥ जनित्री, जह्नुतनया, जगत्रयहितैषिणी, ज्वालामुखी, जपवती, ज्वरघ्नी, जितविष्टपा ॥ ५८ ॥ जिताक्रान्तमयी,( जयसे आक्रान्त पुरुषमयी ) ज्वाला, जाग्रती, ज्वरदेवता, ज्वलंती, जलदा, ज्येष्ठा, ज्याघोषास्फोटदिङ्मुखी ( ज्याघोषसे,

छेदाछत्रेश्वरीछिन्नाछुरिकाछेदनप्रिया॥जननीजन्मरहिताजातवेदाजगन्मयी॥५५॥ जाह्नवीजटिलाजेत्रीजरामरणवर्जिता॥जंबूद्वीपवतीज्वालाजयंतीजलशालिनी॥५६॥जितेंद्रियाजितक्रोधाजितामित्राजगत्प्रिया ॥ जातरूपमयीजिह्वाजानकीजगतीजरा॥५७॥ जनित्रीजह्नुतनया जगत्रयहितैषिणी॥ ज्वालामुखीजपवतीज्वरघ्नीजितविष्टपा॥५८॥जिताक्रांतमयीज्वालाजाग्रतीज्वरदेवता ॥ज्वलंतीजलदाज्येष्ठाज्याघोषास्फोटदिङ्मुखी॥५९॥जंभिनीजृंभणाजृंभाज्वलन्माणिक्यकुंडला॥झिंझिकाझणनिर्घोषाझंझामारुतवेगिनी॥६०॥झल्लरीवाद्यकुशलाञरूपाञभुजास्मृता॥टंकबाणसमायुक्ताटंकिनीटंकभेदिनी ॥६१॥टंकीगणकृताघोषाटंकनीयमहोरसा ॥टंकारकारिणीदेवीठठशब्दनिनादिनी॥६२॥ डामरीडाकिनीडिंभाडुंडमारैकनिर्जिता ॥ डामरीतंत्रमार्गस्थाडमड्डमरुनादिनी ॥६३॥ डिंडीरवसहाडिंभलसत्क्रीडापरायणा॥ ढुंढिविघ्नेशजननीढक्काहस्ताढिलिव्रजा ॥ ६४ ॥

दिशाओंके मुख फोडनेवाली ) ॥ ५९ ॥ जंभिनी, जृंभणा, जंभा, ज्वलितमाणिक्यके कुंडलवाली [ झकारादि ४ नाम ] झिंझिका, झणनिर्घोषा, झंझामारुतवेगिनी(सवृष्टि पवनके वेगवाली)॥६०॥झल्लरी, बाजेमें कुशल[ञकारादि २नाम]ञरूपा(बलीवर्दरूपा)ञभुजास्मृता (श्यामलांगिका वा बलीवर्दकी समान भुजावाली) [टकारादि ६नाम]टंकबाणसे युक्त, टंकिनी, टंकभेदिनी॥६१॥टंकीगण रुद्रवत् घोष करनेवाली, टंकनीयमहोरसा (वर्णनयोग)महाउरस्थलवाली, टंकार कारिणी देवी [ ठकारादि एकनाम] ठठशब्दसे नाद करनेवाली ॥६२ ॥ [डकारादि आठ नाम] डामरी, डाकिनी, डिंभा, ( बालक रूप ) डुंडुमारैकनिर्जिता, डामरी तन्त्रमार्गस्था (डामरी तन्त्रके मार्गमें स्थित) डमड्डमरुनादिनी॥६३॥डिंडीनामक बाजेके शब्दको सहन करनेवाली, डिंभलसत् क्रीडापरायण(ढकारादि ३नाम)



ढुंढि विघ्नेशकी माता,ढक्का बाजा हाथमें धारण करनेवाली,ढिलिवजा (ढिलिनामक शिवगणके समुदायवाली)॥६४॥णकारादि नाम अप्रसिद्ध हैं उसके स्थानमें पांच नकारादि कहते हैं नित्यज्ञानवाली,निरुपमा,निर्गुणा,नर्मदा नदीरूप[तकारादि ६२ नाम ]त्रिगुणा, त्रिपदा,तंत्री वीणारूप, तुलसी,तरुणा, तरु ॥ ६५ ॥ त्रिविक्रमपदाक्रान्ता,तुरीया पदमें गमन करनेवाली,तरुण आदित्यके समान प्रकाशवाली,तामसी,तुहिनातुरा॥६६॥त्रिकालज्ञानसे सम्पन्न,त्रिवली,त्रिलोचना,त्रिशक्ति,त्रिपुरा,तुंगा,तुरंगवदना॥६७॥॥तिमिंगिलगिला,तीव्रा,त्रिस्रोता,तामसादिनी तंत्र मंत्रकी विशेषरूपसे ज्ञाता,तनुमध्या,त्रिविष्टपा॥६८॥त्रिसंध्यारूप,त्रिस्तनी,तोषासंस्था(संतोषमें स्थित)तालप्रतापिनी,ताटंकिनी,तुषाराभा(तुषारकी समान कान्तिवाली)तुहिनाचलवासिनी॥६९॥ तंतुजालसे युक्त,तारहारावलिप्रिया,तिलहोम

नित्यज्ञानानिरुपमानिर्गुणानर्मदानदी॥त्रिगुणात्रिपदातंत्रीतुलसीतरुणातरुः ॥६५॥ त्रिविक्रमपदाक्रांतातुरीयपदगामिनी ॥ तरुणादित्यसंकाशातामसीतुहिनातुरा ॥६६॥ त्रिकालज्ञानसंपन्नात्रिवलीचत्रिलोचना ॥ त्रिशक्तिस्त्रिपुरातुंगातुरंगवदनातथा॥६७॥ तिमिंगिलगिलातीव्रात्रिस्रोतातामसादिनी ॥ तंत्रमंत्रविशेषज्ञातनुमध्यात्रिविष्टपा॥६८॥त्रिसन्ध्यात्रिस्तनीतोषासंस्थातालप्रतापिनी ॥ ताटंकिनीतुषाराभातुहिनाचलवासिनी ॥६९॥ तंतुजालसमायुक्तातारहारावलिप्रिया ॥ तिलहोमप्रियातीर्थातमालकुसुमाकृतिः ॥७०॥ तारकात्रियुतातन्वीत्रिशंकुपरिवारिता ॥ तलोदरीतिलाभूषाताटंकप्रियवाहिनी॥७१॥त्रिजटातित्तिरीतृष्णात्रिविधातरुणाकृतिः॥तप्तकांचनसंकाशातप्तकांचनभूषणा॥७२॥ त्रैयंबकात्रिवर्गाचत्रिकालज्ञानदायिनी ॥ तर्पणातृप्तिदातृप्तातामसीतुंबुरुस्तुता ॥७३ ॥ तार्क्ष्यस्थात्रिगुणाकारात्रिभंगीतनुवल्लरिः ॥ थात्कारीथारवाथांतादोहिनीदीनवत्सला ॥७४॥ दानवांतकरीदुर्गादुर्गासुरनिबर्हिणी ॥ देवरीतिर्दिवारात्रिर्द्रौपदीदुंदुभिस्वना ॥७५॥ देवयानीदुरावासादारिद्र्योद्भेदिनीदिवा ॥ दामोदरप्रियादीप्तादिग्वासादिग्विमोहिनी॥७६॥दंडकारण्यनिलयादंडिनीदेवपूजिता॥ देववंद्यादिविषदाद्वेषिणीदानवाकृतिः ॥ ७७ ॥

प्रिया,तीर्था,तमालकुसुमके समान आकृतिवाली॥७०॥तारका,त्रियुता (तीन गुण वा तीनवेदसे युक्त)तन्वी,त्रिशंकुसे परिवारित, तलोदरी,तिलाभूषा,ताटंकप्रियवादिनी॥७१॥त्रिजटा,तित्तिरी,तृष्णा,त्रिविधा,तरुणाकृति, तप्तकांचनके समान तप्तकांचनके भूषणोंवाली ॥७२॥ त्रैयम्बका,त्रिवर्गा, त्रिकालका ज्ञान देनेवाली, तर्पणा,तृप्तिदा, तृप्ता,तामसी,तुम्बुरुस्तुता ॥७३॥ तार्क्ष्यस्था, त्रिगुणाकारा,त्रिभंगी,तनुवल्लरि,[थकारादि ३ नाम]थात्कारी (शब्दकारी) थारवा(भयसे रक्षा करनेवाली) थान्ता (मंगलकी पर्यवसानभूमि) [दकारादि २७नाम] दोहिनी,दीनवत्सला,॥७४॥ दानवान्तकरी,दुर्गा,दुर्गासुरनिबर्हिणी, भयंकर असुरकी मारनेवाली, देवरीति,दिवारात्रि,द्रौपदी,दुंदुभिस्वना॥७५॥देवयानी,दुरावासा,दारिद्र्यभेदिनी,दिवा,दामोदरकी प्रिया,दीप्ता,दिग्वासा, दिग्विमोहिनी ॥ ७६ ॥ दण्डकारण्यमें

निवासवाली दण्डिनी,देवपूजिता,देवताओंसे नमस्कृत, दिविषदा,द्वेषिणी,दानवाकृति ॥७७॥दीनानाथस्तुता, दीक्षास्वरूप, देवतादिस्वरूपिणी, [ धकारादि २० नाम ] धात्री,धनुर्धरा,धेनु, धारिणी,धर्मचारिणी, ॥७८॥ धुरंधरा,धराधारा, धनदा, धान्यदोहिनी, धर्मशीला, धनाध्यक्षा, धनुर्वेदविशारदा ॥ ७९ ॥ धृति, धन्या, धृतपदा, धर्मराजप्रिया, ध्रुवा ( निश्चल ) धूमावती, धूमकेशी, धर्मशास्त्रको प्रकाश करनेवाली ॥ ८० ॥ [ नकारादि ५५ नाम ] नंदा ( आनंददायिनी) नंदप्रिया, निद्रा, नृनुता ( मनुष्योंसे नमस्कृत ) नन्दनात्मिका, नर्मदा, नलिनी, नीला, नीलकंठसमाश्रया ॥ ८१ ॥ नारायणप्रिया, नित्या, निर्मला, निर्गुणा, निधि, निराधारा, निरुपमा, नित्यशुद्धा, निरंजना ॥ ८२ ॥ नादविन्दुकी कलासे परे, नादविन्दुकलामय, नृसिंहवेषवाली, नगधरा, नृपनागविभू

दीनानाथस्तुतादीक्षादैवतादिस्वरूपिणी ॥ धात्रीधनुर्धराधेनुर्धारिणीधर्मचारिणी ॥ ७८ ॥धरंधराधराधाराधनदाधान्यदोहिनी ॥ धर्मशीला धनाध्यक्षाधनुर्वेदविशारदा ॥७९॥ धृतिर्धन्याधृतपदाधर्मराजप्रियाध्रुवा ॥ धूमावतीधूमकेशीधर्मशास्त्रप्रकाशिनी ॥ ८० ॥ नंदानंदप्रिया निद्रानृनुतानंदनात्मिका ॥नर्मदानलिनीनीलानीलकंठसमाश्रया॥८१॥ नारायणप्रियानित्यानिर्मलानिर्गुणानिधिः ॥ निराधारानिरुपमा नित्यशुद्धानिरंजना ॥ ८२ ॥ नादविंदुकलातीतानादविंदुकलात्मिका ॥ नृसिंहिनीनगधरानृपनागविभूषिता ॥ ८३ ॥ नरकक्लेशशमनीना रायणपदोद्भवा ॥ निरवद्यानिराकारानारदप्रियकारिणी ॥ ८४ ॥ नानाज्योतिःसमाख्यातानिधिदानिर्मलात्मिका ॥ नवसूत्रधरानीति र्निरुपद्रवकारिणी ॥ ८५ ॥ नंदजानवरत्नाढ्यानैमिषारण्यवासिनी ॥ नवनीतप्रियानारीनीलजीमूतनिस्वना ॥ ८६ ॥ निमेषिणीनदी रूपानीलग्रीवानिशीश्वरी ॥ नामावलिर्निशुंभघ्नीनागलोकनिवासिनी ॥ ८७ ॥ नवजांबूनदप्रख्यानागलोकाधिदेवता ॥ नूपुराक्रांतचरणा नरचित्तप्रमोदिनी ॥ ८८ ॥ निमग्नारक्तनयनानिर्घातसमनिस्वना ॥ नंदनोद्याननिलयानिर्व्यूहोपरिचारिणी ॥ ८९ ॥

षिता ॥ ८३ ॥ नरकका क्लेश शान्त करनेवाली, नारायणपदोद्भवा, निरवद्या, निराकारा, नारदप्रियकारिणी ॥८४ ॥ नाना ज्योतिसे कहीगई,निधि देनेवाली, निर्मलात्मिका,नवसूत्रधरा, नीति, निरुपद्रवकारिणी ॥८५॥नन्दके यहां होनेवाली,नवरत्नाढ्या,नैमिषारण्यवासिनी, नवनीतप्रिया,नारी,नीलमेघके समान शब्द वाली॥८६॥निमेषिणी,नदीरूपा,नीलग्रीवा,निशीश्वरी,नामावली,निशुंभकी मारनेवाली,नागलोकमें निवास करनेवाली॥८७॥ नवीन सुवर्णके समान कांतिवाली नागलोककी अधिदेवता; नूपुराक्रान्तचरणा, नरचित्तप्रमोदिनी॥८८॥निमग्ना,रक्तनयना निर्घातसमनिस्वना; (वज्रवत् शब्दवाली)नंदनवनमें स्थानवाली, निर्व्यू

परचित्तके होपरिचारिणी ॥ ८९ ॥ [पकारादि १२५ नाम ] पार्वती, परमोदारा, परब्रह्मात्मिका, परा, पंचकोशसे निर्मुक्त, पांच पातकोंकी नाशक ॥ ९० ॥ परचित्तके विधानकी ज्ञाता, पंचिका ( श्रीविद्यामें दक्षिणा मूर्तिके सहित पूजित पंचिका देवतारूप ) पंचरूपिणी, पूर्णिमा, परमा, प्रीति, परतेजः प्रकाशिनी ॥ ९१ ॥ पुराणी, पौरुषी ( पुरुषार्थरूपा ) पुण्डरीक ( कमल ) के समान नेत्रवाली, पातालतलनिर्मग्ना, प्रीता, प्रीतिकी, वढानेवाली ॥ ९२ ॥ पावनी, ( पवित्रकरनेवाली ) पादसहिता, ( किरणयुक्त ) पेशला ( श्रेष्ठ ) पवनभोजिनी, प्रजापतिरूप, परिशान्ता, पर्वतस्तनमण्डला ॥ ९३ ॥ पद्मप्रिया, पद्ममें स्थित, पद्माक्षी, पद्मसंभवा, पद्मपत्रा, पद्मपदा, पद्मिनी, प्रियभाषिणी ॥ ९४ ॥ पशुपाशसे निर्मुक्त, पुरन्ध्री, पुरवासिनी, पुष्कला, पुरुषा, पर्वा, पारिजातकुसुमप्रिया ॥ ९५ ॥ पतिव्रता,

पार्वतीपरमोदारापरब्रह्मात्मिकापरा ॥ पंचकोशविनिर्मुक्तापंचपातकनाशिनी ॥ ९०॥ परचित्तविधानज्ञापंचिकापंचरूपिणी॥पूर्णिमापरमा
प्रीतिःपरतेजःप्रकाशिनी ॥ ९१ ॥ पुराणीपौरुषीपुण्यापुंडरीकनिभेक्षणा ॥ पातालतलनिर्मग्नाप्रीताप्रीतिविवर्धिनी ॥ ९२ ॥ पावनीपादस
हितापेशलापवनाशिनी ॥ प्रजापतिःपरिश्रांतापर्वतस्तनमंडला ॥ ९३ ॥ पद्मप्रियापद्मसंस्थापद्माक्षीपद्मसंभवा ॥ पद्मपत्रापद्मपदापद्मिनी
प्रियभाषिणी ॥ ९४ ॥ पशुपाशविनिर्मुक्तापुरंध्रीपुरवासिनी ॥ पुष्कलापुरुषापर्वापारिजातसुमप्रिया ॥ ९५॥ पतिव्रतापवित्रांगीपुष्पहास
परायणा॥ प्रज्ञावतीसुतापौत्रीपुत्रपूज्यापयस्विनी ॥९६॥ पट्टिपाशधरापंक्तिःपितृलोकप्रदायिनी॥ पुराणीपुण्यशीलाचप्रणतार्तिविनाशिनी
॥९७॥ प्रद्युम्नजननीपुष्टापितामहपरिग्रहा ॥ पुंडरीकपुरावासापुंडरीकसमानना॥९८॥ पृथुजंघापृथुभुजापृथुपादापृथूदरी ॥ प्रवालशोभापिं
गाक्षीपीतवासाः प्रचापला ॥९९॥ प्रसवापुष्टिदापुण्याप्रतिष्ठाप्रणवागतिः ॥ पंचवर्णापंचवाणीपंचिकापंजरस्थिता ॥ १०० ॥

पवित्रांगी, पुष्पहासपरायणा, प्रज्ञावतीसुता, पौत्री, पुत्रपूज्या, पयस्विनी ॥ ९६ ॥ पट्टिपाशधरा, पंक्ति, पितृलोककी देनेवाली, पुराणी पुण्यशीला, प्रणत पुरुषों के दुःखनाश करनेवाली ॥९७॥ प्रद्युम्नजननी, पुष्टा; पितामहपरिग्रहा, पुंडरीकपुर, ( चिदम्बरक्षेत्र ) में वास करनेवाली, पुण्डरीकके समान मुखवाली॥ ७८॥ पृथुजंघा पृथुभुजा, पृथुपादा, पृथूदरी, प्रवालशोभा, पिंगाक्षी, पीतवासा, प्रचापला ॥ ९९ ॥ प्रसवा, पुष्टिदा, पुण्या, प्रतिष्ठा, प्रणवागति [ स्तुति करनेवाले देवताओंको शरण देनेवाली ] पंचवर्णा, ( विस्तृत वर्ण ) पंचिकादेवता, पंजरस्थिता ॥ १०० ॥

परमाया, परज्योति, परप्रीति, परागति; पराकाष्ठा; परेशानी, पाविनी, पावकद्युति,(अग्निके समान कान्ति)॥ १॥पुण्यभद्रा, परिच्छेद्या, पुष्पहासा, पृथूदरा, पीतांगवाली, पीतवस्त्रवाली, पीत शय्यावाली, पिशाचिनी ॥ २ ॥ पीतक्रिया, पिशाचघ्नी, पाटलाक्षी, पटुक्रिया, पंचभक्षप्रियाचारा, पंचमकारभक्षी, ( वामियोंके आचारसे प्रसन्न ) पूतनाप्राणघातिनी ॥ ३ ॥ पुन्नागवनके मध्यमें स्थित, पुण्यतीर्थनिषेवित, पंचांगी, पराशक्ति परमआह्लादकी करनेवाली ॥ ४ ॥ पुष्पकाण्डस्थिता, पूषा, पोषिताखिलविष्टपा, ( सबदेवताओंकी रक्षक ) पानप्रिया, पंचशिखा, पन्नगोपर शयन करनेवाली ॥ ५ ॥ पंचमात्रात्मिका, पृथ्वी, पथिका, पृथुदोहिनी, पुराणन्यायमीमांसारूप, पाटलीपुष्प गंधवाली ॥ ६ ॥ पुण्यप्रजा, पारदात्री, परममार्गैकगोचरा, प्रवालवत् शोभावाली, पूर्णाशा,

परमायापरज्योतिःपरप्रीतिःपरागतिः॥पराकाष्ठापरेशानीपाविनीपावकद्युतिः॥ १॥पुण्यभद्रापरिच्छेद्यापुष्पहासापृथूदरी॥पीतांगीपीतवसना
पीतशय्यापिशाचिनी ॥२॥ पीतक्रियापिशाचघ्नीपाटलाक्षीपटुक्रिया ॥ पंचभक्षप्रियाचारापूतनाप्राणघातिनी॥३॥ पुन्नागवनमध्यस्थापुण्य
तीर्थनिषेविता ॥ पंचांगीचपराशक्तिःपरमाह्लादकारिणी ॥ ४ ॥ पुष्पकांडस्थितापूषापोषिताखिलविष्टपा ॥ पानप्रियापंचशिखापन्नगोपरि
शायिनी ॥ ५ ॥ पंचमात्रात्मिकापृथ्वीपथिकापृथुदोहिनी ॥ पुराणन्यायमीमांसापाटलीपुष्पगंधिनी ॥ ६ ॥ पुण्यप्रजापारदात्रीपरमार्गैक
गोचरा ॥ प्रवालशोभापूर्णाशाप्रणवापल्लवोदरी ॥७॥ फलिनीफलदाफल्गुःफूत्कारीफलकाकृतिः॥फणींद्रभोगशयनाफणिमंडलमंडिता॥८॥
बालबालाबहुमताबालातपनिभांशुका ॥ बलभद्रप्रियावंद्यावडवाबुद्धिसंस्तुता ॥ ९ ॥ बंदीदेवीबिलवतीबडिशघ्नीबलिप्रिया ॥ बांधवीबो
धिताबुद्धिर्बंधूककुसुमप्रिया ॥ ११०॥ बालभानुप्रभाकाराब्राह्मीब्राह्मणदेवता ॥ बृहस्पतिस्तुतावृंदावृंदावनविहारिणी ॥ ११ ॥ बालाकिनी
बिलाहाराबिलवासाबहूदका ॥ बहुनेत्राबहुपदाबहुकर्णावतंसिका ॥ १२ ॥

प्रणवरूपिणी, पल्लवोदरी ॥ ७ ॥ [ फकारादि ७ नाम ] फलिनी, फलदा, फल्गु, फूत्कारी, फलकाकृति, फणींद्रभोगपर शयन करनेवाली, फणिमंडलसे मंडित ॥ ८ ॥ [ बकारादि ५० नाम ] बालबाला, ( बालकसेभीबालक ) बहुमता, बालसूर्यके समान वस्त्रवाली, बलभद्रप्रिया, वन्दनयोग्य, वडवा, बुद्धिसे स्तुतिको प्राप्त ॥ ९ ॥ बंदीदेवी, बिलवती ( छिद्रकर्मकी देखनेवाली ) बडिशघ्नी ( कपटनाशिनी ) बलिप्रिया, बांधवी, बोधिता, बुद्धि, बंधूककुसुमप्रिया ॥ ११० ॥ बालसूर्यके प्रभाकी समान आकारवाली, ब्राह्मी, ब्राह्मणोंकी देवता, बृहस्पतिसे स्तुतिको प्राप्त, वृन्दादेवीरूप, वृंदावनमें विहारकरनेवाली ॥ ११ ॥ बालाकिनी ( बलाकाओंके समूहवाली ) बिलाहारा ( छिद्रनाशिनी ) बिलवासा ( गुहामें शयनकरनेवाली ) बहूदका, बहुनेत्रा

बहुपदा, बहुतकर्णोंके भूषणवाली ॥ १२ ॥ बहुतबाहुओंसे युक्त, बीजरूपिणी, बहुरूपिणी; बिन्दुनादकी कलासे परे, बिन्दुनादस्वरूपिणी ॥ १३ ॥ बद्धगो
धाङ्गुलित्राणा ( गोधाके चर्मका अंगुली त्राण बाँधे ) बद्रिकाश्रमनिवासिनी, वृन्दारकारूप, बृहत्स्कंधवाली, बृहती, बाणपातिनी ॥ १४ ॥ वृन्दाध्यक्षा,
बहुतोंसे स्तुतिकी हुई, विनता, बहुविक्रमा, बद्धपद्मासनासीना, बिल्वपत्रके तलमें स्थित ॥ १५ ॥ बोधिद्रुम निजावासा, बडिस्था ( ब्रलिमें स्थित ) बिन्दुद
र्पणा ( अव्यक्तात्मक दर्शन वाली ) वाला, बाणासनवती ( धनुषधारिणी ) वडवानलवेगिनी ॥१६॥ ब्रह्माण्डके बाहर भीतर व्याप्त, ब्रह्मकंकणसूत्रिणी, ब्रह्म
विद्या देनेवाली [ भकारादि ४० नाम ] भवानी, भीषणवती, भाविनी, भयहारिणी ॥ १७ ॥ भद्रकाली, भुजंगाक्षी, भारती, भारताशया, भैरवी, भीषणा

बहुबाहुयुताबीजरूपिणीबहुरूपिणी ॥ बिंदुनादकलातीताबिंदुनादस्वरूपिणी ॥ १३ ॥ बद्धगोधांगुलित्राणाबदर्याश्रमवासिनी ॥ वृंदारका
बृहत्स्कंधाबृहतीबाणपातिनी ॥ १४ ॥ वृंदाध्यक्षाबहुनुतावनिताबहुविक्रमा ॥ बद्धपद्मासनासीनाबिल्वपत्रतलस्थिता ॥ १५ ॥ बोधिद्रुम
निजावासाबडिस्थाबिंदुदर्पणा॥बालाबाणासनवतीवडवानलवेगिनी॥१६॥ब्रह्मांडबहिरंतःस्थाब्रह्मकंकणसूत्रिणी॥भवानीभीषणवतीभाविनी
भयहारिणी ॥१७॥ भद्रकालीभुजंगाक्षीभारतीभारताशया॥भैरवीभीषणाकाराभूतिदाभूतिमालिनी॥१८॥ भामिनीभोगनिरताभद्रदाभूरिवि
क्रमा ॥ भूतवासाभृगुलताभार्गवीभूसुरार्चिता ॥१९॥ भागीरथीभोगवतीभवनस्थाभिषग्वरा ॥ भामिनीभोगिनीभाषाभवानीभूरिदक्षिणा॥
॥ १२० ॥ भर्गात्मिकाभीमवतीभवबंधविमोचिनी ॥ भजनीयाभूतधात्रीरंजिताभुवनेश्वरी ॥२१॥ भुजंगवलयाभीमाभेरुंडाभागधेयिनी॥
मातामायामधुमतीमधुजिह्वामधुप्रिया ॥ २२ ॥ महादेवीमहाभागामालिनीमीनलोचना ॥ मायातीतामधुमतीमधुमांसामधुद्रवा ॥ २३ ॥
मानवीमधुसंभूतामिथिलापुरवासिनी ॥ मधुकैटभसंहर्त्रीमेदिनीमेघमालिनी ॥ २४ ॥ मंदोदरीमहामायामैथिलीमसृणप्रिया ॥ महालक्ष्मी
महाकालीमहाकन्यामहेश्वरी ॥ २५ ॥

कारा, भूतिदा, भूतिमालिनी ॥ १८ ॥ भामिनी, भोगनिरता, भद्रदा, ( कल्याणदायिनी ) भूरिविक्रमा, भूतवासा, भृगुलता, भार्गवी, भूसुरोंसे पूजित ॥ १९ ॥
भागीरथी, भोगवती, भवनस्था, भिषग्वरा, भामिनी, भोगिनी, भाषा, भवानी, भूरिदक्षिणा ॥ १२० ॥ भर्गात्मिका, भीमवती, भवबंधविमोचिनी, भजनीया,
भूतधात्री, रंजिता, भुवनेश्वरी ॥ २१ ॥ भुजंगोंके वलयवाली, भीमा, भेरुण्डा, भागधेयिनी, [ मकारादि ५४ नाम ] माता, माया, मधुमती, मधुजिह्वा, मधु
प्रिया ॥ २२ ॥ महादेवी, महाभागा, मालिनी, मीनलोचना, मायातीता, मधुमती, मधुमांसा, मधूद्रवा ॥ २३ ॥ मानवी, मधुसंभूता, मिथिलापुरवासिनी,
मधुकैटभकी संहार करनेवाली, मेदिनी, मेघमालिनी ॥ २४ ॥ मंदोदरी, महामाया, मैथिली, मसृणप्रिया, महालक्ष्मी, महाकाली, महाकन्या, महेश्वरी ॥ २५ ॥

माहेन्द्री, मेरुतनया, मन्दारकुसुमार्चिता, मंजुमंजीरचरणा, मोक्षदा, मंजुभाषिणी ॥ २६ ॥ मधुरद्राविणी, मुद्रा, मलया, मलयान्विता, मेधा, मरकतश्यामा, मागधी, मेनकात्मजा ॥ २७ ॥ महामारी, महावीरा, महाश्यामा, मनुस्तुता, मातृका, मिहिराभासा, मुकुन्दपदविक्रमा ॥ २८ ॥ मूलाधारमें स्थित, मुग्धा, मणिपुरनिवासिनी, मृगाक्षी, महिषारूढा, महिषासुरकी मर्दन करनेवाली ॥२९॥ [ यकारादि २० नाम ] योगासना, योगगम्या, योगा, यौवनकाश्रया, यौवनी, युद्धमध्यस्था, यमुना, युगधारिणी ॥१३०॥ यक्षिणी, योगयुक्ता, यक्षराजप्रसूतिनी, यात्रा, यानविधानकी ज्ञाता, यदुवंशसमुद्भवा ॥३१॥ यकारसे हकारपर्यन्त,

माहेंद्रीमेरुतनयामंदारकुसुमार्चिता ॥ मंजुमंजीरचरणामोक्षदामंजुभाषिणी ॥ २६ ॥ मधुरद्राविणीमुद्रामलयामलयान्विता ॥ मेधामरकतश्यामामागधीमेनकात्मजा ॥ २७ ॥ महामारीमहावीरामहाश्यामामनुस्तुता ॥ मातृकामिहिराभासामुकुंदपदविक्रमा ॥ २८ ॥ मूलाधारस्थितामुग्धामणिपूरकवासिनी ॥ मृगाक्षीमहिषारूढामहिषासुरमर्दिनी ॥ २९ ॥ योगासनायोगगम्यायोगायौवनकाश्रया । यौवनीयुद्धमध्यस्थायमुनायुगधारिणी ॥ १३० ॥ यक्षिणीयोगयुक्ताचयक्षराजप्रसूतिनी ॥ यात्रायानविधानज्ञायदुवंशसमुद्भवा ॥ ३१ ॥यकारादिहकारांतायाजुषीयज्ञरूपिणी ॥ यामिनीयोगनिरतायातुधानभयंकरी ॥ ३२ ॥ रुक्मिणीरमणीरामारेवतीरेणुकारतिः ॥ रौद्रीरौद्रप्रियाकारारामामातारतिप्रिया ॥ ३३ ॥ रोहिणीराज्यदारेवारमाराजीवलोचना ॥ राकेशीरूपसंपन्नारत्नसिंहासनस्थिता ॥ ३४ ॥ रक्तमाल्यांबरधरारक्तगंधानुलेपना ॥ राजहंससमारूढारंभारक्तबलिप्रिया ॥ ३५ ॥ रमणीययुगाधाराराजिताखिलभूतला ॥ रुरुचर्मपरीधानारथिनीरत्नमालिका ॥ ३६ ॥ रोगेशीरोगशमनीराविणीरोमहर्षिणी ॥ रामचन्द्रपदाक्रांतारावणच्छेदकारिणी ॥ ३७ ॥ रत्नवस्त्रपरिच्छन्नारथस्थारुक्मभूषणा ॥ लज्जाधिदेवतालोलाललितालिंगधारिणी ॥ ३८ ॥

याजुषी, यज्ञरूपिणी, यामिनी, योगनिरता, यातुधानोंको भय देनेवाली ॥३२॥ [ रकारादि ३७ नाम ] रुक्मिणी, रमणी, रामा, रेवती, रेणुका, रति, रौद्री, रौद्रप्रियाकारा, राममाता, रतिप्रिया ॥ ३३ ॥ रोहिणी, राज्यदा, रेवा, रमा, राजीवलोचना, राकेशी, रूपसंपन्ना, रत्नसिंहासनपर स्थित ॥३४॥ रक्तमाल्याम्बरधरा, रक्तगंधका अनुलेपन लगाये, राजहंसपर चढी, रंभा, रक्तबलिप्रिया ॥३५॥ रमणीययुगाधारा, राजिताखिलभूतला, रुरुका चर्म ओढनेवाली, रथिनी, रथमालिका ॥ ३६ ॥ रोगेशी, रोगशमनी, राविणी, रोमहर्षिणी, रामचन्द्रपदाक्रान्ता, रावणको नष्ट करनेवाली ॥ ३७ ॥ रत्न और वस्त्रोंसे परिच्छिन्न,

रथमे स्थित रुक्मभूषणवाली, [ लकारादि १३ नाम ] लज्जाधिदेवता, लोला, ललिता, लिंगधारिणी ॥ ३८ ॥ लक्ष्मी, लोला, लुप्तविषा, लोकिनी, लोकविश्रुता,
लज्जा, लम्बोदरीदेवी, ललना, लोकधारिणी ॥ ३९ ॥ [ वकारादि ३७ ]नाम वरदा, वंदिता, विद्या, वैष्णवी, विमलाकृति, वाराही, विरजावर्षा, वरलक्ष्मी,
विलासिनी ॥ १४० ॥ विनता, व्योममध्यस्था, वारिजासनसंस्थिता वारुणी, वेणुसंभूता, वीतिहोत्रा, विरूपिणी ॥ ४१ ॥ वायुमण्डलमध्यस्था, विष्णुरूपा,
विधिक्रिया, विष्णुपत्नी, विष्णुमती, विशालाक्षी, वसुन्धरा ॥ ४२ ॥ वामदेवप्रिया, वेला, वज्रिणी, वसुदोहिनी वेदाक्षरसे युक्त अंगवाली, वाजपेयका फल
देनेवाली ॥ ४३ ॥ वासवी वामजननी वैकुंठस्थानवाली, वरा, व्यासप्रिया, वर्मधरा, वाल्मीकिसे परिसेवित ॥ ४४ ॥ [ शकारादि २९ नाम ] शाकंभरी

लक्ष्मीर्लोलालुप्तविषालोकिनीलोकविश्रुता ॥ लज्जालंबोदरीदेवीललनालोकधारिणी ॥ ३९ ॥ वरदावंदिताविद्यावैष्णवीविमलाकृतिः ॥
वाराहीविरजावर्षावरलक्ष्मीर्विलासिनी ॥ ४० ॥ विनताव्योममध्यस्थावारिजासनसंस्थिता ॥ वारुणीवेणुसंभूतावीतिहोत्राविरूपिणी ॥
॥ ४१ ॥ वायुमण्डलमध्यस्थाविष्णुरूपाविधिप्रिया ॥ विष्णुपत्नीविष्णुमतीविशालाक्षीवसुन्धरा ॥ ४२ ॥ वामदेवप्रियावेलावज्रिणीवसु
दोहिनी ॥ वेदाक्षरपरीतांगीवाजपेयफलप्रदा ॥ ४३ ॥ वासवीवामजननीवैकुंठनिलयावरा॥व्यासप्रियावर्मधरावाल्मीकिपरिसेविता॥४४॥
शाकंभरीशिवाशांताशारदाशरणागतिः ॥ शातोदरीशुभाचाराशुंभासुरविमर्दिनी ॥ ४५ ॥ शोभावतीशिवाकाराशंकरार्धशरीरिणी ॥ शो
णाशुभाशयाशुभ्राशिरःसंधानकारिणी ॥ ४६ ॥ शरावतीशरानन्दाशरज्ज्योत्स्नाशुभानना ॥ शरभाशूलिनीशुद्धशबरीशुकवाहना ॥ ४७ ॥
श्रीमतीश्रीधरानंदाश्रवणानंददायिनी ॥ शर्वाणीशर्वरीवंद्यापद्भाषाषड्ऋतुप्रिया ॥ ४८ ॥ षडाधारस्थितादेवीषण्मुखप्रियकारिणी ॥ षडंग
रूपसुमतिसुरासुरनमस्कृता ॥ ४९ ॥ सरस्वतीसदाधारासर्वमंलकारिणी ॥ सामगानप्रियासूक्ष्मासावित्रीसामसंभवा ॥ ५० ॥

शिवा, शान्ता शारदा, शरणागति, शातोदरी, शुभाचारा, शुंभासुरविमर्दिनी ॥ ४५ ॥ शोभावती, शिवाकारा शंकरार्धशरीरिणी, शोणा, शुभाशया, शुभ्रा,
शिरःसंधानकारिणी ॥ ४६ ॥ शरावती, शरानदा, शरज्ज्योत्स्ना, शुभानना, शरभा, शूलिनी, शुद्धा, शबरी, शुकवाहना ॥ ४७ ॥ श्रीमती, श्रीधरानंदा
श्रवणानन्ददायिनी, शर्वाणी, शर्वरी, वंद्या, ( षकारादि ५ नाम ) पद्भाषा, षड्ऋतुप्रिया, षडाधारस्थिता देवी ( मूलाधारमे आदिमें स्थित देवियोंकी स्वामिनी )
षण्मुख प्रियकारिणी, षडंगरूपसुमतिसुरासुरनमस्कृता ( षडंगरूप देवताओंसे नमस्कृत ) तथा असुरोंसे नमस्कृत ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ [ सकारादि २७ नाम ]
सरस्वती सदाधारा, सर्वमंगलकारिणी, सामगानप्रिया, सूक्ष्मा, सावित्री, सामसंभवा, ॥ १५० ॥

उच्चारण करता हुआ मण्डपके द्वारेको प्रोक्षण कर फिर पूजा आरंभ कर ॥१०॥ द्वारके ऊर्ध्व फलक प्रथम प्रान्तमें गणनाथ मध्यमें लक्ष्मी और दूसरेमें सरस्वतीकी मंत्रपूर्वक धूप दीपसे पूजा करै॥११॥दक्षिणद्वारकी शाखामें गंगा और विघ्नेशकी पूजा करै द्वारकी वाम शाखामें क्षेत्रपाल और यमुनाकी पूजा करै ॥ ॥१२॥देहलीमे अस्त्रदेवताकी फट्मंत्रसे पूजा करै सवप्रकारसे यह चिन्ता करै यह दृश्य सब देवीमय हैं सब जगह पूजै ॥ १३ ॥ इसमंत्रके जपसे दिव्य विघ्नोंको दूर करै अस्त्रमंत्रके जपसे अन्तरिक्ष और पादाघातसे भूमिके विघ्नोंको दूरकरै ॥ १४ ॥ बॉईशाखाको स्पर्शकरता हुआ पीछे दक्षिण चरणके चौखटके उसपार प्रवेशकर मंडपमें जाय सामान्य अर्घ्यदे कुंभ स्थापन करै ॥ १५ ॥ उस अर्घ्यदानके पश्चात् नैर्ऋत्यदिशामें पूजाकरै वास्तोष्पति और ब्रह्मा इनकी गंध पुष्प अक्षतादिसे पूजाकरै॥१६॥ फिर उस अर्घ्यजलसे पंचगव्य करै तोरणस्तंभपर्यन्त गुरु मंडपको प्रोक्षण करै ॥१७॥ और मनसे भावना करै कि, यह सब देवीमय है, भक्तिसे मूलमंत्रका जप और अस्त्रमंत्रसे प्रोक्षण करै ॥१८॥ शरमंत्र ( फट् ) का उच्चारण करके मण्डपकी भूमिको ताडन करै हुं मंत्रका उच्चारण कर अभ्युक्षण (सेक) करै॥१९॥अन्तर धूपोंसे धूपित करै विकरोंको विकरित करै. जलचन्दन, सरसों, भस्म, दूर्वांकुर अक्षत यह विकिर सब विघ्नोंके नाशक हैं कुशके पुञ्जोंसे मार्जनी बनाय मार्जन करै॥२०॥हे मुने ! उस पुञ्जको ईशान दिशामें करके मार्जन करै और पुण्याहवाचन करके दीन और अनाथोंको सन्तुष्ट करै ॥२१॥फिर अपने गुरुको प्रणामकर मृदु आसनपर बैठे विधिपूर्वक पूर्व मुखकर ध्यानकर मंत्रके देवताका ध्यानकर ॥ २२ ॥ पूर्वोक्तप्रकारसे भूतशुद्धि आदि करके ऋषि

ऊर्ध्वोदुंबरकेदेवंगणनाथंतथाश्रियम् ॥ सरस्वतींनाममंत्रैःपूजयेद्गंधपुष्पकैः ॥ ११ ॥ द्वारदक्षिणशाखायांगंगांविघ्नेशमर्चयेत् ॥ द्वारस्यवामशाखायांक्षेत्रपालंचसूर्यजाम् ॥ १२ ॥ देहल्यांपूजयेदस्त्रदेवतामस्त्रमंत्रतः॥ सर्वंदेवीमयंदृश्यमितिसंचित्यसर्वतः ॥ १३ ॥ दिव्यानुत्सारयेद्विघ्नानस्त्रमंत्रजपेनतु ॥ अंतरिक्षगतान्विघ्नान्पादघातैस्तुभूमिगान् ॥ १४ ॥ वामशाखांस्पृशन्पश्चात्प्रविशेद्दक्षिणांघ्रिणा ॥ प्रविश्यकुंभंसंस्थाप्यसामान्यार्घ्यंविधायच ॥ १५ ॥ तेनचाऽर्घ्यजलेनापिनैर्ऋत्यांदिशिपूजयेत् ॥ वास्तुनाथंपद्मयोनिंगंधपुष्पाक्षतादिभिः ॥ १६ ॥ ततःकुर्यात्पंचगव्यंतेनचाऽर्घ्योदकेनच ॥ तोरणस्तंभपर्यंतंप्रोक्षयेन्मंडपंगुरुः ॥ १७ ॥ सर्वं देवीमयंचेदंभावयेन्मनसाकिल ॥ मूलमंत्रंजपन्भक्त्याप्रोक्षणंस्याच्छराणुना ॥ १८ ॥ शरमंत्रंसमुच्चार्यताडयेन्मंडपक्षमाम् ॥ हुंमंत्रंतुसमुच्चार्यकुर्यादभ्युक्षणंततः ॥ १९ ॥ धूपयेदंतरंधूपैर्विकिरान्विकिरेत्ततः ॥ मार्जयेत्तांस्तुमार्जन्याकुशनिर्मितयापुनः ॥ २० ॥ ईशानदिशितत्पुंजंकृत्वासंस्थापयेन्मुने ॥ पुण्याहवाचनंकृत्वादीनानाथांश्चतोषयेत् ॥ २१ ॥ विशेन्मृद्वासनेपश्चान्नमस्कृत्यगुरुंनिजम् ॥ प्राङ्मुखोविधिवद्ध्यात्वादेयमंत्रस्यदेवताम् ॥ २२ ॥ भूतशुद्ध्यादिकंकृत्वापूर्वोक्तेनैववर्त्मना ॥ ऋष्यादिन्यासकंकुर्याद्देयमंत्रस्यवैमुने ॥ २३ ॥

मंत्रके ऋषिको शिरमें मुखको छन्दमें देवताको हृदयमें बीजको गुह्यमें शक्तिको ॥२४॥ चरणोंमें न्यास करके
आदिका न्यास करके मन्त्र देना चाहिये ॥२३॥ फिर प्राणायामकर मूलमंत्रका उच्चारण करते हुए देहमें मातृकान्यास करै उसका प्रकार
पीछे तीन ताली बजाय, फिर तीन चुटकी बजाकर दिग्बंधकरै ॥२५॥ सब स्थानोंमें न्यास करै ॥२७॥ जो शिष्यको मंत्र दियाजाय
कहते हैं ॥२६॥ ओं अंनमः कहकर शिरमें न्यास करै ओं आंनमः ओं इंनमः आदिसे हे मुने ! जैसे हृदयायनमः शिरसेस्वाहा शिखायैवषट् कवचायहुम् नेत्रत्रयायवौषट् अस्त्रायफट् इस
उसका षडंगन्यास करै अंगुली और हृदयादि क्रमसे न्यास करै ॥२८॥ करै यही न्यासकी विधि है ॥३०॥ फिर अपने शरीरमें आसनकी
रीतिसै करै इसप्रकार करके ॥२९॥ फिर मूलमंत्रसे यथायोग्य वर्णन्यास करै उन सबस्थानोंमें

शक्तिविन्यस्यपश्चात्तुतालत्रयरवात्ततः ॥ दिग्बं
न्यसेन्मुनिंतुशिरसिमुखेछंदःसमीरितम् ॥ देवतांहृदयांभोजेगुह्येबीजंतुपादयोः ॥ २४ ॥
धंकारयेत्पश्चाच्छोटिकाभिस्त्रिभिर्नरः ॥ २५ ॥ प्राणायामंततःकृत्वामूलमंत्रमनुस्मरन् ॥ मातृकांविन्यसेद्देहेतत्प्रकारस्तथोच्यते ॥ २६ ॥
ॐअंनमइतिप्रोच्यन्यसेच्छिरसिमंत्रवित् ॥ एवमेवतुसर्वेषुन्यसेत्स्थानेषुवैमुने ॥ २७ ॥ मूलमंत्रषडंगंचन्यसेदंगेषुसत्तमः ॥ अंगुष्ठादिष्वंगुली
षुहृदयादिषुचक्रमात् ॥ २८ ॥ नमःस्वाहावषड्युक्तैर्हुंवौषट्फट्पदान्वितैः ॥ प्रणवादियुतैर्मन्त्रैःषड्भिरेवंषडंगकम् ॥२९॥ वर्णन्यासादिकंप
श्चान्मूलमंत्रस्ययोजयेत् ॥ स्थानेषुतत्तत्कल्पोक्तेष्वितिन्यासविधिःस्मृतः ॥ ३० ॥ ततोनिजेशरीरेऽस्मिंश्चिंतयेदासनंशुभम् ॥ दक्षांसेच
न्यसेद्धर्मंवामांसेज्ञानमेवच ॥ ३१ ॥ वामोरौचापिवैराग्यंदक्षोरावथविन्यसेत् ॥ ऐश्वर्यंमुखदेशेतुमुनेध्यायेदधर्मकम् ॥ ३२ ॥ वामपार्श्वेना
भिदेशेदक्षपार्श्वेतथापुनः ॥ नञादींश्चापिज्ञानादीन्पूर्वोक्तानेवविन्यसेत् ॥ ३३ ॥ पादाधर्मादयःप्रोक्ताःपीठस्यमुनिसत्तम ॥ अधर्माद्यास्तुगा
त्राणिस्मृतानिमुनिपुंगवैः ॥ ३४ ॥ मध्येऽनंतंहृदिस्थानेन्यसेन्मृद्वासनेस्थले ॥ प्रपंचपद्मंविमलंतस्मिन्सूर्येन्दुपावकान् ॥ ३५॥ न्यसेत्कला
युतान्मंत्रीसंक्षेपात्तावदाम्यहम् ॥ सूर्यस्यद्वादशकलास्ताइंदोःषोडशस्मृताः ॥ ३६ ॥

कल्पना कर दहिनी ओर धर्म बायेंमे ज्ञानका न्यास करै ॥३१॥ बाई ऊरुमें वैराग्य, दहिनीमें ऐश्वर्य मुखमें अधर्मका न्यास करै ॥३२॥ यथा वाम पार्श्वमें
अधर्मायनमः नाभिमें अवैराग्यायनमः दक्षिणपार्श्वमें अज्ञानायनमः अनैश्वर्य्यायनमः यह पढै ॥३३॥ हे मुनिश्रेष्ठ ! पीठके धर्मादि पाद हैं और अधर्मादि अंग
मुनियोंने स्मरण किये हैं ॥३४॥ पीठ [ पलंग ] पर अनन्तका न्यास करै अनन्तमे प्रपंचकमलका ध्यान करै कमलमें सूर्य चन्द्र और अग्निका ध्यान करना
चाहिये ॥ ३५ ॥ सबको कलासहित न्यास करै उनकी कला संक्षेपसे कहते है सूर्यकी बारह और चन्द्रमाकी सोलह कला हैं ॥ ३६ ॥

अग्निकी दश कला है इनसे युक्त स्मरण करै इसके उपरान्त सत्वादि गुणोंका न्यास करै ॥ ३७ ॥ आत्मा अन्तरात्मा परमात्मा ज्ञानात्मा इनका न्यास पूर्वादि दिशाओंमें करै, इसप्रकार पीठ [ आसन ] की कल्पना है ॥ ३८ ॥ अमुकासनायनमः इससे साधक आसनकी पूजाकरै फिर पराम्बिकाका ध्यानकरै ॥ ३९ ॥ जो मन्त्र देना है उस देवताकी कल्पकी विधिसे मानसी पूजा करके ॥ ४० ॥ विद्वान् कल्पमें कही आनन्ददायक मुद्रा दिखावै जिनको दिखानेसे देवी बहुत प्रसन्न होती है ॥ ४१ ॥ नारायण बोले फिर अपने वामभागमें षट्कोण करै फिर गोलाकार बनावै उस पर चौकोन चन्दनसे बनावै ॥ ४२ ॥ उसके मध्यमें

दशवह्नेःकलाःप्रोक्तास्ताभिर्युक्तांस्तुतान्स्मरेत् ॥ सत्त्वंरजस्तमश्चैवन्यसेत्तेषामथोपरि ॥ ३७ ॥ आत्मानमंतरात्मानंपरमात्मानमेवच ॥ ज्ञानात्मानंन्यसेद्विद्वानित्थंपीठस्यकल्पना ॥३८॥ अमुकासनायनमइतिमंत्रेणसाधकः ॥ आसनंपूजयित्वातुतस्मिन्ध्यायेत्परांबिकाम्॥३९॥ कल्पोक्तविधिनामंत्रीदेयमंत्रस्यदेवताम् ॥ मानसैरुपचारैश्चपूजयेत्तांयथाविधि ॥४०॥ मुद्राःप्रदर्शयेद्विद्वान्कल्पोक्तामोदकारिकाः ॥ याभिर्विरचिताभिस्तुमोदोदेव्यास्तुजायते॥४१॥नारायणउवाच॥ ततःस्ववामभागाग्रेषट्कोणोपरिवर्तुलम् ॥ चतुरस्रयुतंसम्यङ्मध्येमंडलमालिखेत् ॥ ४२ ॥ मध्येत्रिकोणंसंलिख्यशंखमुद्रांप्रदर्शयेत्॥षडंगानिचषट्कोणेष्वर्चयेत्कुसुमादिभिः॥४३॥ अग्न्यादिषुतुकोणेषुषडंगार्चनमाचरेत् ॥ आधारपात्रमादायशंखस्यमुनिसत्तम॥४४॥अस्त्रमंत्रेणसंप्रोक्ष्यस्थापयेत्तत्रमंडले ॥ मंवह्निमंडलायोक्त्वाततोदशकलात्मने ॥४५॥ अमुकदेव्याअर्घ्यपात्रस्थानायनमइत्यपि ॥ मंत्रोयमुक्तःशंखस्याप्याधारस्थापनेबुधैः ॥४६॥ आधारेपूर्वमारभ्यप्रदक्षिणक्रमेणतु ॥ दशवह्निकलाःपूज्यावह्निमंडलसंस्थिताः ॥४७॥ ततोवैमूलमंत्रेणप्रोक्षितंशंखमुत्तमम् ॥ स्थापयेत्तत्रचाधारेमूलमंत्रमनुस्मरन्॥४८॥अंसूर्यमंडलायोक्त्वाद्वादशांतेकलात्मने ॥ अमुकदेव्यर्घ्यपात्रायनमइत्युच्चरेत्ततः ॥ ४९ ॥

त्रिकोण लिखकर शंखमुद्रा दिखावै, फिर छहों कोनोंमे देने वाले मन्त्रके षडंगोंकी फूलोसे पूजाकरै ॥ ४३ ॥ यह अग्नि आदिकोणमें षडंग पूजा करै फिर शंखके नीचेके आधारपात्रको लेकर हे मुनिराज ॥ ४४ ॥ फट् इस अस्त्र मंत्रसे उसको प्रोक्षण कर उस मंडलमें स्थापनकरै मं वह्निमंडलाय दशकलात्मने दुर्गादेव्यर्घ्यपात्रस्थापनायनमः ॥ ४५ ॥ ४६ ॥ यह शंखके आधारपात्रके स्थापनका मन्त्रहै आधारमें पूर्वादि दिशाके क्रमसे अग्निकी दशकलाओंकी पूजा करै ॥ ४७ ॥ फिर मूलमन्त्रसे शंखको प्रोक्षण कर मूलमन्त्रको स्मरण करते हुए उस आधारमें स्थापन करै ॥ ४८ ॥ अं सूर्यमंडलाय

द्वादशकलात्मने दुर्गादेव्यर्घपात्रायनमः यह मंत्र उच्चारण करै ॥ ४९ ॥ फिर शंशंखाय नमः यह मंत्र पढकर शंखपर जल छिडक उसमें बारह कलाका पूजन
करै ॥ ५० ॥ सूर्यकी जो तपिनी आदि बारह कला हैं उनको यथाक्रमसे पूजै उलटी मातृका और मूलमंत्र पढकै ॥ ५१ ॥ जलसे शंखको पूर्ण कर उसमें
सोम कलाका न्यास करै ॐ सोममण्डलाय षोडशकलात्मने दुर्गादेव्यर्थार्ग्घामृताय हृदयायनमः इस मंत्रसे कुशमुद्रासे जलकी पूजा करै ॥ ५२ ॥ ५३ ॥ उसमें
तीर्थोंका आवाहन कर आठवार देय मंत्रको जपकर जलमें षडंग न्यास कर हृदा इस मंत्रसे जलकी पूजा करे ॥ ५४ ॥ आठवार मंत्र जपकर मत्स्यमुद्रासे
उसको आच्छादन करै फिर उसके दक्षिणभागमे शंखकी प्रोक्षणी धर दे ॥ ५५ ॥ फिर शंखसे कुछ जल लेकर उससे सब ओर प्रोक्षण करै, फिर पूजाद्रव्य और

शंशंखायपदंप्रोच्यनमइत्येतदुच्चरेत् ॥ प्रोक्षयेत्तेनतंशंखंतस्मिन्द्वादशपूजयेत् ॥ ५० ॥ सूर्यस्यद्वादशकलास्तपिन्याद्यायथाक्रमम् ॥ विलो
ममातृकांप्रोच्यमूलमंत्रंविलोमकम् ॥ ५१ ॥ जलैरापूरयेच्छंखंतत्रचेंदोःकलांन्यसेत् ॥ उंसोममंडलायोक्त्वांतेषोडशकलात्मने ॥५२॥ अमु
कार्घ्यामृतायेतिहृन्मंत्रांतोमनुःस्मृतः ॥ पूजयेन्मनुनातेनजलंतुसृणिमुद्रया ॥५३॥ तीर्थान्यावाह्यतत्रैवाप्यष्टकृत्वोजपेन्मनुम्॥ षडंगानिजले
न्यस्यहृदांसे पूजयेदपः॥५४॥ अष्टकृत्वोजपेन्मूलंछादयेन्मत्स्यमुद्रया ॥ ततोदक्षिणदिग्भागेशंखस्यप्रोक्षणींन्यसेत् ॥५५॥ शंखांबुकिंचिन्नि
क्षिप्यप्रोक्षयेत्तेनसर्वतः ॥ पूजाद्रव्यंनिजात्मानंविशुद्धंभावयेत्ततः ॥ ५६ ॥ नारायणउवाच ॥ ततःस्वपुरतोवेद्यांसर्वतोभद्रमंडलम्॥ संलिख्य
कर्णिकामध्यंपूरयेच्छालितंडुलैः ॥५७॥ आस्तीर्यदर्भांस्तत्रैवन्यसेत्कूर्चंसलक्षणम् ॥ आधारशक्तिमारभ्यपीठमन्वंतमर्चयेत् ॥ ५८ ॥ निर्व्र
णंकुंभमादायाप्यस्त्राद्भिःक्षालितांतरम् ॥ तंतुनावेष्टयेत्तंतुत्रिगुणेनारुणेनच ॥ ५९ ॥ नवरत्नोदरंकूर्चयुतंगंधादिपूजितम् ॥ स्थापयेत्तत्रपीठेतु
तारमंत्रेणदेशिकः ॥ ६० ॥ ऐक्यंकुंभस्यपीठस्यभावयेत्पूरयेत्ततः ॥ मातृकांप्रतिलोमेनजपंस्तीर्थोदकैर्मुने ॥ ६१ ॥

अपनेको विशुद्ध भावना करै॥५६॥नारायण बोले फिर अपने आगे वेदीमें सर्वतोभद्रमण्डल लिखकर जडहनके चावलसे उसकी कर्णिकाको पूरित करै ॥५७॥
वहां कुशाओंको फैलाकर २७कुशोंका कूर्च बनाय स्थापित करै आधारशक्तिसे आरंभकर मन्त्रान्ततक पीठकी पूजा करै ॥ ५८ ॥ फिर छिद्र रहित सुन्दर
कलश स्थापनकर फट् मंत्र पढकर जलसे पोंछे फिर तीन भागके लालडोरेसे उसे लपेटे॥५९॥नवरत्न कूर्च गन्धादि उसमें डालै डालनेके समयॐकार मंत्र पढै
और उसपर स्थापन करै॥६०॥कुंभको पीठपर धर उसकी एकत्वभावना करै और क्षकारसे ले अकारपर्यन्त उलटे अक्षर पढकर कुंभको पीठकर धर ॥ ६१ ॥

तीर्थजलसे पूरित करै और मूलमंत्र जपै अश्वत्थ पनस आमके कोमल नवीन पत्तोंसे ॥ ६२ ॥ घटका मुख ढकदे उसपर चषक फल और अक्षतरखकर बुद्धिमान् दो वस्त्रोंसे वेष्टन करै ॥६३॥ प्राणप्रतिष्ठाके मंत्रोंसे उसमें प्राणप्रतिष्ठा करै आवाहनादिमुद्रा दिखाकर देवताको प्रसन्न करै ॥६४॥ और कल्पोक्तप्रकारसे उस पर मेशानीका ध्यान करै देवीके आगे स्वागत कुशल प्रश्न करै॥६५॥पाद्य,अर्घ्य,आचमन,मधुपर्क,अभ्यंग,स्नान यह देवीको निवेदन करै॥६६॥ फिर लाल अलसीके निर्मल वस्त्र प्रदान करै जो अनेक मणियोंसे युक्त हों परन्तु अकल्पोंकी कल्पना न करै॥६७॥मातृका वर्णोंसे संपुटित हुए मंत्रसे भलीभाँतिपूजा करै,फिर देवीके

मूलमंत्रंचसंजप्यपूरयेद्देवताधिया॥अश्वत्थपनसाम्राणांकोमलैर्नवपल्लवैः॥६२॥ छादयेत्कुंभवदनंचषकंसफलाक्षतम् ॥ संस्थापयेतमतिमान्वस्त्रयुग्मेनवेष्टयेत् ॥६३ ॥ प्राणस्थापनमंत्रेणप्राणस्थापनमाचरेत् ॥ आवाहनादिमुद्राभिर्मोदयेद्देवतांपराम्॥६४॥ ध्यायेत्तांपरमेशानींकल्पोक्तेनप्रकारतः ॥ स्वागतंकुशलप्रश्नंदेव्याअग्रेसमुच्चरेत् ॥ ६५ ॥ पाद्यंदद्यात्ततोप्यर्घ्यंततश्चाचमनीयकम् ॥ मधुपर्कंचसाभ्यंगंदेव्यैस्नानंनिवेदयेत् ॥६६॥ वाससीचततोदद्याद्रक्तेक्षौमेसुनिर्मले ॥ नानामणिगणाकीर्णानाकल्पान्कल्पयेत्ततः ॥ ६७ ॥ मनुनापुटितैर्वर्णैर्मातृकायाविधानतः ॥ देव्याअंगेषुविन्यस्यचंदनाद्यैःसमर्चयेत् ॥ ६८ ॥ गंधःकालागरुभवःकर्पूरेणसमन्वितः ॥ काश्मीरंचंदनंचापिकस्तूरीसहितंमुने ॥ ॥ ६९ ॥ कुंदपुष्पादिपुष्पाणिपरदेव्यैसमर्पयेत्॥धूपोऽगरुपुरुत्वातोशीरचंदनशर्कराः ॥७०॥ मधुमिश्राःस्मृतादेव्याः प्रियाधूपात्मनासदा ॥ दीपाननेकान्दत्त्वाथनैवेद्यंदर्शयेत्सुधीः॥ ॥७१॥ प्रतिद्रव्यंजलंदद्यात्प्रोक्षणीस्थंनचान्यथा ॥ततःकुर्यादंगपूजांकल्पोक्तावरणानिच ॥७२ ॥ सांगांदेवीमथाभ्यर्च्यवैश्वदेवंततश्चरेत् ॥ दक्षिणेस्थंडिलंकृत्वातत्राधायहुताशनम् ॥ ७३ ॥ मूर्तिस्थांदेवतांतत्राऽऽवाह्यसंपूज्यचक्रमात्॥ तारव्याहृतिभिर्हुत्वामूलमंत्रेणवैततः ॥ ७४ ॥

अंगमें चन्दनादि लगावै॥६८॥काले अगर और कपूरकी गंध केशर चन्दन कस्तूरीके सहित हे मुने ! ॥६९ ॥ फिर कुन्दादिके फूल देवीको निवेदन करै अगर कपूर उशीर चन्दन शर्करा इसकी धूप॥७०॥मधु डालकर दे यह धूप देवीको बहुतप्रिय है फिर अनेक दीपक देकर बुद्धिमान् नैवेद्य दे ॥ ७१ ॥ प्रतिद्रव्यके पीछे प्रोक्षणीपात्रको स्थापन करै फिर कल्पके कहे आवरणोंके अनुसार अंगपूजा करै ॥ ७२ ॥ भलीप्रकार सांग देवीका अर्चन कर वैश्वदेव करै. वह इसप्रकार है कि दक्षिण ओर चौंतरा बनाकर उसमें अग्नि स्थापन करै॥७३॥उसमें मूर्तिमें स्थितदेवताका आवाहन कर क्रमसे पूजन करै फिर ॐकार सहित व्याहृतियोंसे मूल

१ ह्रीं म ह्रीं ह्रीं मा ह्रीम् इत्यादि मत्र है

मंत्र पढकर आहुती दे ॥ ७४ ॥ पायस (खीर) और घृतकी २५ आहुती दे हे मुने। फिर अन्य साकल्यसे व्याहृतियोंसे आहुती दे ॥७५॥ फिर गंधादिसे पूजाकर
देवीको आसनपर बैठावे फिर अग्निको विसर्जन कर सब ओरसे बलि बखेरदे ॥७६॥ देवताके पार्षदोंको गंधपुष्पादि संयुक्त पंच उपचारसे पूजन कर ताम्बूल छत्र
चामर देकर ॥७७॥ देवीके आगे सहस्रवार मंत्र जपै फिर ईशानी देवीको जप समर्पण कर ईशानकोनमें ॥७८॥ कर्करीको रख उसपर दुर्गाको आवाहन कर पूजै
और रक्ष रक्ष इसप्रकार उच्चारण कर नालसे छोडे जलसे ॥७९॥ फट् मंत्र पढकर सब भूमि सींचदे फिर वहां कर्करीको स्थापन कर अस्त्रदेवताकी पूजा करै॥८०॥
पीछे गुरु शिष्यके साथ मौन हो भोजन करै उस रात्रिको यत्नपूर्वक उसी वेदीमें शयन करै ॥८१॥ नारायण बोले हे मुने। अब स्थंडिल और कुंडके संस्कार

पंचविंशतिवारंतुपायसेनससर्पिषा ॥ हुनेत्पश्चाद्व्याहृतिभिःपुनश्चजुहुयान्मुने ॥ ७५ ॥ गंधाद्यैरर्चयित्वाचदेवींपीठेतुयोजयेत् ॥ वह्निविसृ
ज्यहविषापरितोविकिरेद्बलिम् ॥ ७६ ॥ देवतायाःपार्षदेभ्योगंधपुष्पादिसंयुतान् ॥ पंचोपचारान्दत्त्वाथतांबूलंछत्रचामरे ॥ ७७ ॥ दद्याद्दे
व्यैततोमंत्रंसहस्रावृत्तितोजपेत् ॥ जपंसमर्प्यचैशान्यांविकिरेदिशिसंस्थिते ॥ ७८ ॥ कर्करींस्थापयेत्तस्यांदुर्गामावाह्यपूजयेत् ॥ रक्षरक्षेतिचो
च्चार्य्यनालमुक्तेनवारिणा ॥ ७९ ॥ अस्त्रमंत्रंजपन्देशंसेचयेत्तुप्रदक्षिणम् ॥ कर्करींस्थापयेत्स्थानेपूजयेच्चास्त्रदेवताम् ॥ ८० ॥ पश्चाद्गुरुस्तुशि
ष्येणसहभुंजीतवाग्यतः ॥ तस्यांरात्रौतुतद्वेद्यांनिद्रांकुर्यात्प्रयत्नतः ॥ ८१ ॥ नारायणउवाच ॥ ततःकुंडस्यसंस्कारंस्थंडिलस्यचवामुने ॥
प्रवक्ष्यामिसमासेनयथाविधिविधानतः ॥ ८२ ॥ मूलमंत्रंसमुच्चार्यवीक्षयेदस्त्रमंत्रतः ॥ प्रोक्षयेत्ताडनंकुर्यात्तेनैवकवचेनतु ॥ ८३ ॥ अभ्युक्ष
णंसमुद्दिष्टंतिस्रस्तिस्रस्ततःपरम्॥ प्रागग्रा उदगग्राश्चलिखेल्लेखाःसमंततः ॥८४ ॥ प्रणवेनसमभ्युक्ष्यपीठंदेव्याःसमर्चयेत् ॥ आधारशक्तिमार
भ्यपीठमंत्रावसानकम्॥८५॥तस्मिन्पीठेसमावाह्यशिवौपरमकारणौ ॥ गंधाद्यैरुपचारैश्चपूजयेत्तौसमाहितः ॥८६ ॥ देवींध्यायेदृतुस्नातांरंस
त्कांशंकरेणतु ॥ कामातुरांतयोःक्रीडांकिंचित्कालंविभावयेत् ॥ ८७ ॥

कहते है, वह संक्षेपसे यथान्याय विधानसे कहताहूं ॥८२॥ मूलमंत्र उच्चारणकर कुंभ देखै फट् मंत्रसे प्रोक्षण करै और उसी (हुं) कवचसे ताडन करै॥८३॥फिर
तीन तीन बार जलसे सींचकर पूर्व पश्चिमभागमें तीन तीन रेखा लिखै॥८४॥फिर प्रणवसे प्रोक्षण कर देवीके सिंहासनकी पूजा करै आधारशक्तिसे आरंभ कर पीठ
मंत्रपर्यंत पूजै अर्थात् आधारशक्त्ये नमः अमुकदेवीपीठाय नमः कहकर पूजा करै॥८५॥उस पीठपर शिव पार्वतीका आवाहन कर गंधादि उपचारोंसे सावधान
हो पूजन करै ॥८६॥ स्नानकिये शंकरसहित देवीका ध्यान करै कि, ऋतुस्नाता होकर शंकरमें सकाम मनलगाये है, इसप्रकार कुछ काल उनकी क्रीडाको ध्यान

करै ॥ ८७ ॥ फिर पात्रमें अग्नि लाकर सन्मुख धरै क्रव्याद अंशको छोडकर पूर्वोक्त सब वीक्षणादि करै ॥ ८८ ॥ अच्छीप्रकार संस्कार कर रंबीजका उच्चारण कर सातवार प्रणवका उच्चारण कर उसमें चैतन्यतासंयुक्त करै॥८९॥ फिर गुरु धेनुमुद्रा दिखावै फट् मंत्रसे रक्षा करकै हुं मंत्रसे अवगुंठित करै॥९०॥इसप्रकार गंधादिसे पूजा कर अग्निकुंडपर तीनवार घुमाय कुंडके निकट ॐकार जपता हुआ जाँघोंसे महीतलको स्पर्श करताहुआ॥९१॥शिवका वीर्य प्रकृतिमें गिरता है ऐसा समझके योनिरूप कुंडमे अग्नि निक्षेप करै फिर शिवा और शिवको आचमन करावै ॥ ९२ ॥ हन हन दह दह पच पच सर्वज्ञाज्ञापय स्वाहा यह अग्निदीपनका

अथवह्निसमादायपात्रेणपुरतोन्यसेत् ॥ क्रव्यादांशंपरित्यज्यपूर्वोक्तैर्वीक्षणादिभिः ॥८८॥ संस्कृत्यवह्निंरंबीजमुच्चार्यतदनंतरम् ॥ चैतन्यंयोजयेत्तस्मिन्प्रणवेनाभिमंत्रयेत् ॥ ८९॥ सप्तवारंततोधेनुमुद्रांसंदर्शयेद्गुरुः ॥ शरेणरक्षितंकृत्वातनुत्रेणावगुंठयेत् ॥ ९० ॥ अर्चितंत्रिःपरिभ्राम्यप्रादक्षिण्येनसत्तमः ॥ कुंडोपरिजपंस्तारंजानुस्पृष्टमहीतलः ॥९१॥ शिवबीजधियादेव्यायोनौवह्निंविनिक्षिपेत् ॥ आचामयेत्ततोदेवंदेवींचजगदंबिकाम् ॥ ९२ ॥ चित्पिंगलहनदहपचयुग्मंततःपरम् ॥ सर्वज्ञाज्ञापयस्वाहामंत्रोयंवह्निदीपने ॥ ९३ ॥ अग्निंप्रज्वलितंवंदेजातवेदंहुताशनम् ॥ सुवर्णवर्णममलंसमिद्धंविश्वतोमुखम् ॥ ९४ ॥ मंत्रेणानेनतंवह्निंस्तुवीतपरमादरात् ॥ ततोन्यसेद्वह्निमंत्रंषडंगंदेशिकोत्तमः ॥ ९५ ॥ सहस्रार्चिःस्वस्तिपूर्णउत्तिष्ठपुरुषःस्मृतः ॥ धूमव्यापीसप्तजिह्वोधनुर्धरइतिक्रमात् ॥ ९६ ॥ जातियुक्ताःषडंगाःस्युःपूर्वस्थानेषुविन्यसेत् ॥ ध्यायेद्वह्निंहेमवर्णंत्रिनेत्रंपद्मसंस्थितम् ॥ ९७ ॥ इष्टशक्तिस्वस्तिकाभीधारकंमंगलंपरम् ॥ परिषिंचेत्ततःकुंडमेखलोपरिमंत्रवित् ॥ ९८ ॥

मंत्र है॥९३॥जातवेद हुताशन प्रदीप्त अग्निको प्रणाम करता हूं जो सुवर्णके समान निर्मल सब ओर प्रदीप्त है॥९४॥इस मंत्रसे परम आदरसे अग्निकी स्तुति करै फिर अग्निमंत्रसे षडंगन्यास करै॥९५॥अंग यह है सहस्रार्चिः स्वस्तिपूर्ण उत्तिष्ठ पुरुष धूमव्यापिन् सप्तजिह्व धनुर्धर यह क्रमसे अंग हैं॥९६॥यह जाति युक्त षडंग हैं ॥ इनका पूर्वोक्त प्रकारसे न्यास करै अर्थात् जातियुक्ताय नमः स्वाहा वषट् हुं वौषट् फट् यह पद लगावै ॐ सहस्रार्चिषे हृदयाय नमः स्वस्तिपूर्णाय शिरसे स्वाहा इत्यादि मंत्र जानना ॥९७॥ वरमुद्रा, शक्ति, स्वस्तिक, अभयमुद्राधारक परममंगल है फिर मंत्रका ज्ञाता कुंडमेखलापर सिंचन करै ॥ ९८ ॥

फिर परिधिमें कुशा बिछावै फिर त्रिकोण षट्कोण अष्टपत्र ॥ ९९ ॥ इसप्रकार अग्नियंत्र जाने तिसके मध्यमें नीचेलिखे मन्त्रसे अग्निकी पूजा करै ॥ १०० ॥ वैश्वानर ततोजातवेदः पश्चात् इह आवह लोहिताक्षपद सबकार्योंको साधन करो ॥ १ ॥ यह वह्निजायान्त मंत्र है इससे अग्निकी पूजाकरै छहो कोनोंके मध्यमें हिरण्या, गगना ॥ २ ॥ रक्ता, कृष्णा, सुप्रभा, बहुरूपा, अतिरिक्तिका इसप्रकारसे अग्निकी सात जिह्वाओंका पूजन करके केसरोंमें अंगोंका पूजन करै ॥ ३ ॥ दलोंके मध्यमें स्वस्तिकधारिणी शक्तिका पूजन करै जातवेदा सप्तजिह्व हव्यवाहन ॥ ४ ॥ अश्वोदरजसंज्ञ वैश्वानर कौमारतेजा विश्वमुख देवमुख ॥ ५ ॥ "ॐअग्नयेजातवेदसेनमः" इसप्रकार इनके मन्त्र जानै और सब ओर वज्रादि आयुध लिये लोकपालोंकी पूजा करै ॥ ६ ॥ नारायण बोले फिर स्रुक् आज्यसंस्कार कर

दर्भैःपरिस्तरेत्पश्चात्परिधीन्विन्यसेदथ ॥ त्रिकोणवृत्तषट्कोणंसाष्टपत्रंसभूपुरम् ॥ ९९ ॥ यंत्रंविभावयेद्वह्नेःपूर्ववासंलिखेदथ ॥ तन्मध्येपूजयेद्वह्निं मंत्रेणानेनवैमुने ॥ १०० ॥ वैश्वानरततोजातवेदःपश्चादिहावह ॥ लोहिताक्षपदंप्रोक्त्वासर्वकर्माणिसाधय ॥ १ ॥ वह्निजायांतकोमंत्रस्तेनवह्निं तुपूजयेत् ॥ मध्येपट्स्वपिकोणेषुहिरण्यागगनातथा ॥ २ ॥ रक्ताकृष्णासुप्रभाचबहुरूपातिरिक्तिका ॥ पूजयेत्सप्तजिह्वास्ताःकेसरेष्वंगपूजनम् ॥ ३ ॥ दलेषुपूजयेन्मूर्तीःशक्तिस्वस्तिकधारिणीः ॥ जातवेदाःसप्तजिह्वोहव्यवाहनएवच ॥ ४ ॥ अश्वोदरजसंज्ञोन्यःपुनर्वैश्वानराह्वयः ॥ कौमारतेजाःस्याद्विश्वमुखोदेवमुखःस्मृतः ॥ ५ ॥ ताराग्नयेपदाद्याःस्युर्नत्यंतावह्निमूर्तयः ॥ लोकपालांश्चतुर्दिक्षुवज्राद्यायुधसंयुतान् ॥ ६ ॥ नारायणउवाच ॥ ततःस्रुक्स्रुवसंस्कारावाज्यसंस्कारएवच ॥ कृत्वाहोमंततःकुर्यात्स्रुवेणादायवैघृतम् ॥ ७ ॥ दक्षिणाद्घृतभागात्तुवह्नेर्दक्षिणलोचने ॥ जुहुयादग्नयेस्वाहेत्येवंवैवामतोऽन्यतः ॥ ८ ॥ सोमायस्वाहेतिमध्याद्घृतमादायसत्तम ॥ अग्नीषोमाभ्यांस्वाहेतिमध्यनेत्रेहुनेत्ततः ॥ ९ ॥ पुनर्दक्षिणभागात्तुघृतमादायवैमुखे ॥ अग्नयेस्विष्टकृतेस्वाहेत्यनेनैवहुनेत्ततः ॥ ११० ॥ सताराभिर्व्याहृतिभिर्जुहुयादथसाधकः ॥ जुहुयादग्निमंत्रेणत्रिवारंतुततःपरम् ॥ ११ ॥ ततस्तुप्रणवेनैवाऽप्यष्टावष्टौघृताहुतीः ॥ गर्भाधानादिसंस्कारकृतेतुजुहुयान्मुने ॥ १२ ॥

होम करै जिस स्रुवसे घृत लेकर होम करै ॥ ७ ॥ और घृतके दक्षिणभागमें अग्निके दक्षिण नेत्रमें हुनै ॐ अग्नयेस्वाहा इसमन्त्रसे होम करै ॥ ८ ॥ सोमायस्वाहा इससे मध्यभाग घृतसे अग्नीषोमाभ्यां स्वाहा इससे मध्य नेत्रमें हुनै ॥ ९ ॥ फिर दक्षिणभागसे घृत लेकर अग्निके मुखमें अग्नयेस्विष्टकृते स्वाहा इससे होम करै ॥ ११० फिर ॐभूर्भुवः स्वाहा इत्यादिसे आहुती करै फिर तीनवार पूर्वोक्त अग्निमन्त्रसे आहुती दे ॥ ११ ॥ फिर प्रणवमंत्रसे आठ घीकी आहुती दे, हे मुने ! इसप्रकार गर्भाधानादि

संस्कार करनेके अर्थ हुनै ॥१२॥ वे ये हैं गर्भाधान, पुंसवन, सीमन्तोन्नयन, जातकर्म, नामकर्म, निष्क्रमण अन्नप्राशन, चूडाकरण, व्रतबन्ध ॥ १३ ॥ १४॥ गोदान, विवाह ये श्रुतिकथित कर्म हैं. फिर शिव पार्वतीका पूजनकर विसर्जन करै ॥ १५॥ और अग्निके उद्देशसे साधक पांच समिधा हवन करै, फिर एक एक आवरणकी आहुती दे ॥१६॥ फिर स्रुवसे चारबार घृत लेकर अपने आसनमें स्थित हुआ आहुती दे ॥ १७ ॥ फिर अग्निके वौषट् मंत्रपूर्वक महागणेशके मंत्रसे दशआहुती दे ॐ ॐ स्वाहा, १ॐ श्रींस्वाहा २ ॐ श्रीं ह्रीं स्वाहा ॐ श्रीं ह्रीं क्लीं स्वाहा, ॐ श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं स्वाहा, ॐ श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौं गंस्वाहा ॐ श्रीं ह्रीं क्लीं ग्लौंगंगणपतयेस्वाहा ७ वरवरद ८ सर्वजनंमेवशम् ९ आनयस्वाहा यह दश आहुती हैं ॥१८॥ फिर अग्निमें पीठकी पूजाकर सुनानेवाले मंत्रके

गर्भाधानंपुंसवनंसीमंतोंन्नयनंततः ॥ जातकर्मनामकर्माप्युपनिष्क्रमणंतथा ॥ १३ ॥ अन्नाशनंतथाचूडाव्रतबंधस्तथैवच ॥ महानाम्न्यं व्रतंपश्चात्तथौपनिषदंव्रतम् ॥ १४ ॥ गोदानोद्वाहकौप्रोक्ताःसंस्काराःश्रुतिचोदिताः ॥ ततःशिवंपार्वतींचपूजयित्वाविसर्जयेत् ॥ १५ ॥ जुहुयात्पंचसमिधोवह्निमुद्दिश्यसाधकः ॥ पश्चादावरणानांचाप्येकैकामाहुतिंहुनेत् ॥ १६ ॥ घृतंस्रुचिसमादायचतुर्वारंस्रुवेणच ॥ पिधायतांतुतेनैवमुनेतिष्ठन्निजासने॥ १७ ॥ वौपडंतेनमनुनावह्नेस्तुजुहुयात्ततः ॥ महागणेशमंत्रेणजुहुयादाहुतीर्दश ॥१८॥ वह्नौपीठंसमभ्यर्च्यदेयमंत्रस्यदेवताम्॥वह्नौध्यात्वातुतद्वक्रेपंचविंशतिसंख्यया॥१९॥मूलमंत्रेणजुहुयाद्वक्रेक्कीकरणायच॥वह्निदेवतयोरैक्यंभावयन्नात्मनासह॥१२०॥ एकीभूतंभावयेत्तुततस्तुसाधकोत्तमः ॥ षडंगदेवतानांचजुहुयादाहुतीःपृथक् ॥ २१॥ एकादशैवजुहुयादाहुतीर्मुनिसत्तम ॥ एतेननाडीसंधानं वह्निदेवतयोर्मुने ॥२२॥ एकैकक्रमयोगेनाप्यावृत्तीनांतथैवच ॥एकैकक्रमयोगेनघृतेनजुहुयान्मुने ॥ २३ ॥ ततःकल्पोक्तद्रव्यैस्तुजुहुयादथवा तिलैः ॥ देवतामूलमंत्रेणगजांतकसहस्रकम् ॥ २४ ॥एवंहुत्वाततोदेवींसंतुष्टांभावयेन्मुने ॥ तथैवाऽवृतिदेवीश्चवह्न्याद्यादेवताआपि॥२५ ॥

देवताका ध्यान अग्निमुखमें करै और २५ मूल मंत्रसे आहुती दे ॥ १९ ॥ अग्नि और देवताका एक मुख करनेके निमित्त अपने साथ भावना करै ॥१२०॥ इसप्रकार जो भावना करता है वह उत्तम साधक है षडंग देवताओंकी पृथक् आहुती दे ॥ २१ ॥ हे मुनिसत्तम ! इसप्रकार ग्यारह आहुती दे. हे मुने ! इससे अग्नि और अभीष्ट देवताकी एकता होजाती है ॥२२॥ फिर एक देवताके एक अग्निके उद्देशसे आहुती दे. हे मुने ! इसप्रकार क्रमसे आहुती दे॥२३॥ फिर कल्पमें कहे शेष साकल्य वा तिलसे आहुती दे देवीके अष्टोत्तर सहस्रनामसे हवन करै ॥ २४ ॥ इस प्रकार आहुतीसे देवी आवृत्तिदेवी और अग्नि आदि देवताओंको संतुष्ट समझै ॥ २५ ॥

फिर जब शिष्य स्नान संध्या कर चुके तब दो वस्त्र धारण किये सुवर्णके आभूषण पहरे हो ॥ २६ ॥ उस शुद्धचित्त कमंडलु हाथमें लियेको गुरु कुंडके निकट प्राप्त करै तब शिष्य गुरु और सभासदोंको प्रणाम कर ॥ २७ ॥ तथा कुलदेवताको प्रणाम कर विष्टरपर बैठे तब गुरु उस शिष्यको कृपादृष्टिसे देखै ॥ २८ ॥ और उसके चैतन्यको अपने देहमें संगत हुआ भावना करै फिर शिष्यके शरीरमें आगेलिखे अध्वाका शोधन करै ॥ २९ ॥ होमसे उसकी शुद्धिहोती है सो करके कृपा दृष्टिसे अवलोकन करै जिससे यह शुद्धात्मा होकर देवादिके अनुग्रह योग्य होता है॥ १३० ॥ नारायण बोले शिष्यके शरीरमें क्रमसे छः मार्ग ध्यान करै. चरणोंमें कलाध्वा, लिंगमें तत्वाध्वा ॥ ३१ ॥ नाभिमें भुवनाध्वा, हृदयमें वर्णाध्वा, मस्तकमें पदाध्वा, मूर्धामें मंत्राध्वा ॥ ३२ ॥ शिष्यको कूर्चसे स्पर्शकर मंत्र पढै और

ततःशिष्यंचसुस्नातंकृतसंध्यादिकक्रियम् ॥ वस्त्रद्वययुतंस्वर्णाभरणेनसमान्वितम् ॥ २६ ॥ कमंडलुकरंशुद्धंकुंडस्यांतिकमानयेत ॥ नमस्कृत्य ततःशिष्योगुरूनथसभासदः ॥ २७ ॥ कुलदेवंनमस्कृत्यविशेत्तत्राऽथविष्टरे ॥ गुरुस्ततस्तुतंशिष्यंकृपादृष्ट्याविलोकयेत् ॥ २८ ॥ तच्चैतन्यंनिजेदेहेभावयेत्संगतंत्विति ॥ ततःशिष्यतनुस्थानामध्वनांपरिशोधनम् ॥ २९ ॥ कुर्यात्तुहोमतोविद्वान्दिव्यदृष्ट्यवलोकनात् ॥ येन जायेतशुद्धात्मायोग्योदेवाद्यनुग्रहे ॥ १३० ॥ नारायणउवाच ॥ तनौध्यायेत्तुशिष्यस्यषडध्वनःक्रमेणतु ॥ पादयोस्तुकलाध्वानमधौतत्त्वाध्वकंपुनः ॥ ३१ ॥ नाभौतुभुवनाध्वानंवर्णाध्वानंतथाहृदि ॥ पदाध्वानंतथाभालेमंत्राध्वानंतुमूर्धनि ॥ ३२ ॥ शिष्यंस्पृशंस्तुकूर्चेनतिलैराज्यपरिप्लुतैः ॥ शोधयाम्यमुमध्वानंस्वाहेतिमनुमुच्चरन् ॥ ३३ ॥ ताराद्यंजुहुयादष्टवारंप्रत्यध्वमेवहि ॥ षडध्वनस्ततस्तांस्तुलीनान्ब्रह्मणिभावयेत् ॥ ३४ ॥ पुनरुत्पादयेत्तस्मात्सृष्टिमार्गेणवैगुरुः ॥ आत्मस्थितंतच्चैतन्यंपुनःशिष्येतुयोजयेत् ॥ ३५ ॥ पूर्णाहुतिंततोहुत्वादेवतांकलशेनयेत् ॥ पुनर्व्याहृतिभिर्हुत्वावह्नेरंगाहुतीस्तथा ॥ ३६ ॥ एकैकशोगुरुर्दत्त्वाविसृजेद्वह्निमात्मनि ॥ ततःशिष्यस्यनेत्रेतुबध्नीयाद्वाससागुरुः ॥ ३७ ॥ नेत्रमंत्रेणतंशिष्यंकुंडतोमंडलंनयेत् ॥ पुष्पांजलिंमुख्यदेव्यांकारयेच्छिष्यहस्ततः ॥ ३८ ॥ नेत्रबंधंनिराकृत्यवेशयेत्कुशविष्टरे ॥ भूतशुद्धिंशिष्यदेहेकुर्यात्प्रोक्तेनवर्त्मना ॥ ३९ ॥

विचारै कि, इसके अध्वा शुद्ध हों तिल आज्यसे आहुती दे "अस्य शिष्यस्य कलाध्वानं शोधयामि स्वाहा" यह मंत्र उच्चारण करै ॥ ३३ ॥ इसप्रकार आठ वार पढै फिर प्रत्येक अध्वाका नाम लेकर छहों अध्वा ब्रह्ममें लीन भावित करै ॥ ३४ ॥ फिर सृष्टिमार्गसे उत्पादन करै और आत्मस्थित चैतन्य फिर शिष्यमें योजित करै ॥ ३५ ॥ फिर पूर्णाहुती कर देवताको कलशमें विसर्जन करै फिर व्याहृति होम अङ्गांग हवन करै ॥ ३६ ॥ एक एकको आहुती देकर गुरु अपनेमें सबको विसर्जन करै फिर गुरु वस्त्रसे शिष्यके नेत्र बाँधै ॥ ३७ ॥ बाँधनेके समय वौषट् पढकर कुंडके निकटसे कलशके समीप शिष्यको लेजाय और शिष्यके हाथसे मुख्य देवीके आगे पुष्पांजलि करावै ॥ ३८ ॥ फिर शिष्यके नेत्र खोलकर कुशके विष्टरपर बैठावै पूर्वप्रकारसे शिष्यके देहमें भूतशुद्धि करै ॥ ३९ ॥

फिर शिष्यके शरीरमें मंत्रोदित न्यास करके फिर दूसरे मंडल पर शिष्यको बैठावै जहां घट स्थापित ॥ ४० ॥ मातृका पढ पढ कर कुंभके पल्लव शिष्यके शिरपर धरै कलशके जलसे स्नान करावै ॥ ४१ ॥ फिर वर्द्धनी जलसे सींचै, फिर शिष्य उठकर दोवस्त्र धारण करै ॥ ४२ ॥ और अपनी देहमें भस्म लगाकर गुरुके निकट जाय तब गुरु अपने हृदयसे निकली शिवा भगवतीको ॥ ४३ ॥ शिष्य हृदयमें प्रवेश हुई भावना करै और गन्धादिसे पूजै देवता तथा शिष्यकी एकता जानकर ॥ ४४ ॥ अपना दक्षिण हाथ शिष्यके मस्तकपर धर कर दहिने कानमें मंत्र सुनावै इसप्रकार अपना हाथ उसके शिरपर रखता हुआ महादेवीका महामंत्र पढै ॥ ४५ ॥ हे मुने ! शिष्यभी एकसौ आठ मंत्र जपते आ उन देवतात्मक गुरुको भूमिमें दंडवत

मंत्रोदितांस्तथान्यासान्कृत्वाशिष्यतनौततः ॥ मंडलेवेशयेच्छिष्यमन्यस्मिन्कुंभसंस्थितान् ॥१४०॥ पल्लवाञ्छिष्यशिरसिविन्यसेन्मातृकां जपेत् ॥ कलशस्थजलैःशिष्यंस्नापयेद्देवतात्मकैः॥ ४१ ॥वर्धनीजलसेकंचकुर्याद्रक्षार्थमंजसा ॥ ततःशिष्यःसमुत्थायवाससीपरिधायच ॥ ॥ ४२ ॥ कृतभस्मावलेपश्चसंविशेद्गुरुसन्निधौ ॥ ततोगुरुःस्वकीयात्तुहृदयान्निर्गतांशिवाम् ॥४३॥ प्रवेशितांशिष्यहृदयेभावयेत्करुणानिधिः॥ पूजयेद्गंधपुष्पाद्यैरैक्यंवैभावयंस्तयोः ॥ ४४ ॥ ततस्त्रिशोदक्षकर्णेशिष्यस्योपदिशेद्गुरुः ॥ महामंत्रंमहादेव्याःस्वहस्तंशिरसिन्यसन् ॥ ४५ ॥ अष्टोत्तरशतंमंत्रंशिष्योपिप्रजपेन्मुने॥ दंडवत्प्रणमेद्भूमौतंगुरुंदेवतात्मकम् ॥ ४६ ॥ सर्वस्वमर्पयेत्तस्मैयावज्जीवमनन्यधीः ॥ ऋत्विग्भ्योदक्षिणांदत्त्वाब्राह्मणांश्चापिभोजयेत्॥४७॥सुवासिनीःकुमारीश्चबटुकांश्चैवसर्वशः॥ दीनानाथान्दारिद्रांश्चवित्तशाठ्यविवर्जितः ॥ ४८ ॥ कृतार्थतांस्वस्यबुद्ध्वानित्यमाराधयेन्मनुम् ॥ इतितेकथितःसम्यग्दीक्षाविधिरनुत्तमः ॥ ४९ ॥ विमृश्यैतदशेषेणभजदेवीपदांबुजम् ॥ नान्यस्तुपरमोधर्मोब्राह्मणस्यात्रविद्यते ॥ १५० ॥ वैदिकः स्वस्वगृह्योक्तक्रमेणोपदिशेन्मनुम् ॥ तांत्रिकस्तंत्ररीत्यास्थितिरेषासनातनी ॥ ५१ ॥ तत्तदुक्तप्रयोगांस्तेतेतेकुर्युर्नचान्यथा ॥ नारायणउवाच ॥ इतिसर्वंमयाख्यातंयत्पृष्टंनारदत्वया ॥ ५२ ॥ अतःपरंपरांबायाभजनित्यंपदांबुजम् ॥ नित्यमाराध्यतच्चाहंनिर्वृतिंपरमांगतः ॥ ५३ ॥

प्रणाम करै ॥४६॥ और उनको सर्वस्व समर्पण करके जीवनपर्यन्त अनन्यबुद्धि रक्खै ऋत्विजोंको दक्षिणा देकर ब्राह्मणोंको भोजन करावै ॥४७॥ सुवासिनी कुमारी बटुक दीन अनाथ दारिद्रियोंको वित्तकी शठता न करके दे॥४८॥और अपनेको कृतार्थ मानकर सदा मंत्र जपै यह आपसे उत्तम प्रकारसे दीक्षाविधि कही ॥४९॥ इसको भलीप्रकार विचार देवीके चरणकमलोंका ध्यान करो ब्राह्मणके निमित्त और कोई परमधर्म नहीं है॥१५०॥ हे नारद ! जो वैदिक अपने गृह्योक्तक्रमसे वेदका उपदेश करै तांत्रिक तंत्ररीतिसे करै यह सनातनी श्रुति है ॥ ५१ ॥ वे अपने अपने प्रयोगोंको अन्यथा न करै. नारायण बोले हे नारद ! जो तुमने पूँछा सो कहा ॥ ५२ ॥ अब पराम्बाके नित्यचरणोंका भजन करो और परमशान्तिको प्राप्त होकर नित्य आराधना करो॥५३॥

व्यास बोले हे राजन् ! इसप्रकार नारदसे सब कुछ कथन कर समाधिमे हो नेत्र मीच नारायण देवीका ध्यान करने लगे ॥ ५४ ॥ इसप्रकार भगवान् नारायण
मुनिजनोंमें श्रेष्ठ परमप्रसन्न हुए और नारदजी भी परमनारायण गुरुको प्रणामकर देवीदर्शनकी इच्छासे तप करने चले गये ॥ १५५ ॥ इति श्रीदेवीभागवते
महापुराणे द्वादशस्कंधे भाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः॥ ७॥ जनमेजय बोले हे भगवन् ! सब धर्मोंके ज्ञाता सब शास्त्र जाननेवालोंमें श्रेष्ठ आपने सब द्विजातियोंके
शक्तिकी उपासना कही है ॥ १ ॥ जब कि, तीनो कालमे गायत्रीकीही परमउपासना है फिर इसको त्याग ब्राह्मण और देवता क्यों ग्रहण करते हैं, अपनेही
देवताको स्मरण करना चाहिये "यो वै स्वां देवतामतियजते प्रस्वायै देवतायै च्यवते न परां प्राप्नोति पापीयान् भवति" इति श्रुतेः [ तथाच गोपथब्राह्मणे गायत्र्यु
पनिषदि ] यह ब्रह्मही प्रतिष्ठाका आयतन है इसको जो धारण करता है उसकी सत्यमे प्रतिष्ठा है उसीसे गायत्री है जो जपनेसे पुण्य कीर्ति आदि देती है सामवि

व्यासउवाच ॥ इतिराजन्नारदायप्रोक्त्वासर्वमनुत्तमम् ॥ समाधिमीलिताक्षस्तुदध्यौदेवीपदांबुजम् ॥५४॥ नारायणस्तुभगवान्मुनिवर्यशिखाम
णिः ॥ नारदोपिततोनत्वागुरुंनारायणंपरम् ॥ जगामसद्यस्तपसेदेवीदर्शनलालसः ॥१५५ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेद्वादशस्कन्धेसप्त
मोऽध्यायः ॥ ७ ॥ जनमेजयउवाच ॥भगवन्सर्वधर्मज्ञसर्वशास्त्रवतांवर ॥ द्विजातीनांतुसर्वेषांशक्त्युपास्तिःश्रुतीरिता ॥ १ ॥ संध्याकालत्र
येऽन्यस्मिन्कालेनित्यतयाविभो ॥ तांविहायद्विजाःकस्माद्गृह्णीयुश्चान्यदेवताः ॥ २ ॥ दृश्यंतेवैष्णवाःकेचिद्गाणपत्यास्तथापरे ॥ कापालि
काश्चीनमार्गरतावल्कलधारिणः ॥ ३ ॥ दिगंबरास्तथाबौद्धाश्चार्वाकाएवमादयः ॥ दृश्यंतेबहवोलोकेवेदश्रद्धाविवर्जिताः ॥ ४ ॥

धान ब्राह्मणमें इसप्रकार अंग लिखे हैं "शिर ब्रह्मा, द्यौ ललाट, चन्द्रादित्य नेत्र मुख अग्नि, जिह्वा, सरस्वती, त्वष्टा, ग्रीवा, वसुरुद्र, बाहू, ऊरु, वायु, पृष्ठ इन्द्र,
विष्णु नाभि, प्रजापति जघन, ऊरु मरुत्, वेद पाद, स्मित बिजली, उच्छ्वास वायु, अस्थी पर्वत, समुद्र वस्त्र, नक्षत्र अलंकार हैं" जो इसप्रकार जानता है उसका
न्यूनाधिक सब पूर्ण होता है । बृहदारण्यकमें कहा है "साहैषा गयांस्तत्रे प्राणावैगयास्तत्प्राणांस्तत्रे तद्यद्गयांस्तत्रे तस्माद्गायत्रीनामेति" इसीप्रकार अनेक श्रुति
है, यदि कहो गायत्रीका सविता देवता है सविताका अर्थ यहां तदन्तर्गत जगत्कर्ता परमात्माही विवक्षित है, संध्यामे सूर्यमें ब्रह्मकीही उपासना है यह सबकी
शक्ति है इसकारण यही ध्येय है इसको छोडकर ॥ २ ॥ कोई वैष्णव कोई गाणपत्य कोई चीनदेशीय मार्गमें रत हैं, कोई वल्कल धारी हैं, कोई बहुतसे वेद
शास्त्रसे वार्जित दिगम्बर बौद्ध चार्वाकादि दिखाई देते है ॥ ३ ॥ ४ ॥

हे ब्रह्मन् ! इसमें क्या कारणहै सो आप कहिये जो बुद्धिमान् पंडित अनेक तर्कोंमें चतुर हैं॥५॥यहभी वेद श्रद्धासे रहित है.बुद्धिसे कोई अपना कल्याण छोडनेकी इच्छा नहीं करता॥६॥हे वेदविदांवर ! इसमें कारण क्या है सो कहिये और आपने पहले मणिद्वीपकी महिमा कही थी ॥७॥ वह कैसा है? जहां देवीका परम स्थान है मुझ भक्त श्रद्धावालेसे आप यह भी कहिये ॥८॥प्रसन्न हुए गुरु गुह्य वात भी कहते हैं. भगवान् बादरायण यह जनमेजयके वचन सुन ॥ ९ ॥ हे मुनीश्वरो! क्रमसे सव कहने लगे जिसको सुनकर द्विजातियोंकी वेदमें श्रद्धा होती है॥१०॥व्यासजी बोले हे राजन्!आपने समयोचित भली बात पूँछी तुम बुद्धि

किमत्रकारणंब्रह्मंस्तद्भवान्वक्तुमर्हति ॥ बुद्धिमंतःपंडिताश्चनानातर्कविचक्षणाः ॥ ५ ॥ अपिसंत्येववेदेषुश्रद्धयातुविवर्जिताः ॥ नहिकश्चित्स्वकल्याणंबुद्ध्याहातुमिहेच्छति ॥ ६ ॥ किमत्रकारणंतस्माद्वदवेदविदांवर ॥ मणिद्वीपस्यमहिमावर्णितोभवतापुरा ॥ ७ ॥ कीदृक्तदस्तियद्देव्याःपरंस्थानंमहत्तरम् ॥ तच्चापिवदभक्तायश्रद्दधानायमेऽनघ ॥ ८ ॥ प्रसन्नास्तुवदंत्येवगुरवोगुह्यमप्युत ॥सूतउवाच ॥ इतिराज्ञोवचःश्रुत्वा भगवान्बादरायणः ॥ ९॥ निजगादततःसर्वंक्रमेणैवमुनीश्वराः ॥ यच्छ्रुत्वातुद्विजातीनां वेदश्रद्धाविवर्धते ॥ १० ॥ व्यासउवाच ॥ सम्यक्पृष्टंत्वयाराजन्समयेसमयोचितम् ॥ बुद्धिमानसिवेदेषुश्रद्धावांश्चैवलक्ष्यसे ॥ ११ ॥ पूर्वंमदोद्धतादैत्यादेवैर्युद्धंतुचक्रिरे ॥ शतवर्षंमहाराज महाविस्मयकारकम् ॥ १२ ॥ नानाशस्त्रप्रहरणंनानामायाविचित्रितम् ॥ जगत्क्षयकरंनूनंतेषांयुद्धमभून्नृप ॥ १३ ॥ पराशक्तिकृपावेशाद्देवैर्दैत्याजितायुधि ॥ भुवंस्वर्गंपरित्यज्यगताःपातालवेश्मनि ॥ १४ ॥ ततःप्रहर्षितादेवाःस्वपराक्रमवर्णनम् ॥ चक्रुःपरस्परंमोहात्साभिमानाःसमंततः ॥ १५ ॥ जयोऽस्माकंकुतोनस्यादस्माकंमहिमायतः ॥ सर्वोत्तरःकुत्रदैत्याःपामरानिष्पराक्रमाः ॥१६ ॥ सृष्टिस्थितिक्षयकरावयंसवैंयशस्विनः ॥ अस्मदग्रेपामराणां दैत्यानांचैवकाकथा ॥ १७ ॥

मान् वेदमें श्रद्धावाले हो॥११॥॥ पहले मदोद्धत हुए दैत्य देवताओसे युद्ध करते हुए हे महाराज ! सौ वर्षतक महाविस्मयकारक युद्ध हुआ॥१२॥जो अनेक शस्त्रोंके प्रहार और अनेक मायासे विचित्र अर्थात् उनका जगत्क्षयकारी युद्ध हुआ॥१३॥उस समय पराशक्तिकी कृपासे देवताओने दैत्योंको जीता और वह भूलोकको छोडकर पातालमें चले गये॥१४॥तब देवता प्रसन्न होकर अपना अपना पराक्रम वर्णन करने लगे और अभिमानसे बोले॥१५॥जब कि,हमने अपने पराक्रमकी महिमा दिखाई तब जय क्यों न होती सबसे बडे भी दैत्य क्यों न हों तथापि वे दैत्य पामर और निष्पराक्रम है॥१६॥हम तो सब यशस्वी सृष्टिकी

१ तलवकार उपनिषदमें यह कथा देखो ।

स्थिति और लय करनेवाले है. हमारे आगे पामर दैत्योकी क्या कथा है ॥१७॥ वह सब पराशक्तिके प्रभावको न जानकर मोहको प्राप्त होगये उनके ऊपर अनुग्रह करनेको उसी समय जगदम्बा॥१८॥ कृपाकर यज्ञरूपसे प्रगट हुई जो कोटिसूर्यके समान प्रकाशमान् करोड़ चन्द्रमाकी सामान शीतल॥१९॥ कोटि विद्युतकी समान कान्तिमान् हाथ पैर आदिसे रहित वह अदृष्टपूर्व परम सुन्दर तेज देखकर सब कोई विस्मयपूर्वक बोले यह क्या यह क्या यह कोई दैत्योंकी माया वा चेष्टा वा किसी अन्यकी माया है ॥ २० ॥ २१ ॥ यह किसीने देवताओंको विस्मयकारक निर्माण की है तब सब देवता मिलकर विचार करनेलगे ॥२२॥ कि, यक्षके समीप जाकर पूँछना चाहिये कि, तुम कौन हो फिर उसका बलाबल जानकर प्रतिक्रिया करनी चाहिये ॥२३॥ तब अग्निको बुलाकर कहा हे अग्नि ! जाओ तुम हमारा

पराशक्तिप्रभावंतेनज्ञात्वामोहमागताः ॥ तेषामनुग्रहंकर्तुंतदैवजगदंबिका ॥१८॥ प्रादुरासीत्कृपापूर्णायक्षरूपेणभूमिप ॥ कोटिसूर्यप्रतीकाशं चंद्रकोटिसुशीतलम् ॥१९॥ विद्युत्कोटिसमानाभंहस्तपादादिवर्जितम्॥ अदृष्टपूर्वंतद्दृष्ट्वातेजःपरमसुंदरम्॥२०॥सविस्मयास्तदाप्रोचुःकिमिदंकिमिदंत्विति ॥ दैत्यानांचेष्टितंकिंवामायाकापिमहीयसी ॥२१॥ केनचिन्निर्मितावाऽथदेवानांस्मयकारिणी॥ संभूयतेतदासर्वेविचारंचक्रुरुत्तमम् ॥२२॥ यक्षस्यनिकटेगत्वाप्रष्टव्यंकस्त्वमित्यपि॥बलाबलंततोज्ञात्वाकर्तव्यातुप्रतिक्रिया॥२३॥ततोवह्निसमाहूयप्रोवाचेंद्रःसुराधिपः॥ गच्छवह्ने त्वमस्माकंयतोसिमुखमुत्तमम् ॥ २४ ॥ ततोगत्वातुजानीहिकिमिदंयक्षमित्यपि ॥ सहस्राक्षवचःश्रुत्वास्वपराक्रमगर्भितम् ॥२५॥ वेगात्सनिर्गतोवह्निर्ययौयक्षस्यसंनिधौ ॥ तदाप्रोवाचयक्षस्तंत्वंकोऽसीतिहुताशनम् ॥ २६ ॥ वीर्यंचत्वयिकिंयत्तद्वदसर्वंममाग्रतः ॥ अग्निरस्मितथाजातवेदाअस्मीतिसोऽब्रवीत्॥२७॥सर्वस्यदहनेशक्तिर्मयिविश्वस्यतिष्ठति ॥ तदायक्षंपरंतेजस्तदग्रेनिदधौतृणम् ॥२८॥ दहैनंयदितेशक्तिर्विश्वस्यदहनेऽस्तिहि ॥ तदासर्वबलेनैवाऽकरोद्यत्नंहुताशनः ॥ २९ ॥ नशशाकतृणंदग्धुंलज्जितोऽगात्सुरान्प्रति ॥ पृष्टेदेवैस्तुवृत्तांतंसर्वंप्रोवाचहव्यभुक् ॥ ३० ॥ वृथाऽभिमानोह्यस्माकंसर्वेशत्वादिकेसुराः ॥ ततस्तुवृत्रहावायुंसमाहूयेदमब्रवीत् ॥ ३१ ॥ त्वयिप्रोतंजगत्सर्वंत्वच्चेष्टाभिस्तुचेष्टितम् ॥ त्वंप्राणरूपःसर्वेषांसर्वशक्तिविधारकः ॥ ३२ ॥

मुखस्वरूप हो ॥२४॥ जाकर इस यक्षको जानो कि यह कौन है ? इन्द्रके वचन सुन अपने पराक्रमसे गर्वित ॥ २५ ॥ अग्नि बड़े वेगसे उठकर यक्षके समीप गया तब यक्षने हुताशनसे कहा तुम कौन हो ॥२६॥ कितना तुममें बल है वह सब मुझसे कहो उसने कहा मै अग्नि जातवेदा हूं॥२७॥मुझमे सब विश्वके दहन करनेकी सामर्थ्य है, तब परमतेजस्वी यक्षने अग्निके आगे तृण रखकर ॥२८॥ कहा यदि विश्वदहनकी तुममे शक्ति है तो इसको जलाओ, तब हुताशनने अपने पूर्ण बलसे यत्न किया पर जला न सका ॥२९॥ तब लज्जित हो देवताओके समीप गया और पूँछने पर अग्निने सब वृत्तान्त कहा ॥३०॥ हे देवताओ, ! सर्वेश्वर होनेका हमको वृथा अभिमान है तब इन्द्रने वायुको बुलाकर यह कहा ॥ ३१ ॥ यह सब जगत् तुममे प्राप्त है और तुम्हारी चेष्टाओसे चेष्टित है तुम सबके

प्राणरूप और सबकी शक्तिधारण करनेवाले हो ॥३२॥ तुम्ही जाकर देखो यह यक्ष कौन है ? इस यक्षके जाननेमें और कोई समर्थ नहीं है ॥ ३३ ॥ वह गुणगौरवसे गुंफित इन्द्रके वचन सुन अभिमानपूर्वक यक्षके समीप गया ॥ ३४ ॥ यक्ष वायुको देख कोमल वाणीसे बोला तुम कौनहो क्या तुम्हारी शक्ति है सो हमसे कहो ॥ ३५ ॥ यक्षके वचन सुन गर्वसे मरुत् देवताने कहा मै वायु मातरिश्वा हूं ॥ ३६ ॥ मुझमें सबके चालन और ग्रहणका पराक्रम है मेरी चेष्टासे सब जगत् व्यापारवाला होताहै ॥ ३७ ॥ वायुकी वाणी सुनकर यक्षने कहा यह तुम्हारे आगे तृण रखता हूं इसको परिचालन करो ॥३८॥ नहीं तो छोड़ लज्जितहो इन्द्रके स्थानमें जाओ, सर्वशक्तियुक्त वायु यक्षके वचन सुन ॥ ३९ ॥ पूर्ण उद्योग करके भी उसे अपने स्थानसे चलायमान न करसका तब गर्व

त्वमेवगत्वाजानीहिकिमिदंयक्षमित्यपि ॥ नाऽन्यःकोऽपिसमर्थोऽस्तिज्ञातुंयक्षंपरंमहः ॥ ३३ ॥ सहस्राक्षवचःश्रुत्वागुणगौरवगुंफितम् ॥ साभिमानोजगामाऽऽशुयत्रयक्षंविराजते ॥३४॥ यक्षंदृष्ट्वाततोवायुंप्रोवाचमृदुभाषया ॥ कोसित्वंत्वयिकाशक्तिर्वदसर्वममाग्रतः ॥ ३५ ॥ ततो यक्षवचःश्रुत्वागर्वेणमरुदब्रवीत् ॥ मातरिश्वाऽहमस्मीतिवायुरस्मीतिचाब्रवीत् ॥३६॥ वीर्यंतुमयिसर्वस्यचालनेग्रहणेऽस्तिहि ॥ मच्चेष्टया जगत्सर्वंसर्वव्यापारवद्भवेत् ॥३७॥ इतिश्रुत्वावायुवाणींनिजगादपरंमहः ॥ तृणमेतत्तवाऽग्रेयत्तच्चालययथेप्सितम् ॥ ३८ ॥ नोचेद्गर्वंविहायैनंलज्जितोगच्छवासवम् ॥ श्रुत्वायक्षवचोवायुःसर्वशक्तिसमन्वितः ॥३९॥ उद्योगमकरोत्तच्चस्वस्थानान्नचचालह ॥ लज्जितोऽगाद्देवपार्श्वेहित्वागर्वंसचानिलः ॥४०॥ वृत्तांतमवदत्सर्वंगर्वनिर्वापकारणम् ॥ नैतज्ज्ञातुंसमर्थाःस्ममिथ्यागर्वाभिमानिनः ॥४१॥ अलौकिकंभातियक्षंतेजःपरमदारुणम् ॥ ततःसर्वेसुरगणाःसहस्राक्षंसमूचिरे ॥४२॥ देवराडसियस्मात्त्वंयक्षंजानीहितत्त्वतः ॥ ततइंद्रोमहागर्वात्तंयक्षंसमुपाद्रवत्॥४३॥ प्राद्रवच्चपरंतेजोयक्षरूपंपरात्परम् ॥ अन्तर्धानंततःप्रापतद्यक्षंवासवाग्रतः ॥४४ ॥ अतीवलज्जितोजातोवासवोदेवराडपि ॥ यक्षसंभाषणाभावाल्लघुत्वंप्रापचेतसि ॥ ४५ ॥ अतःपरंनगंतव्यंमयातुसुरसंसदि ॥ किंमयातत्रवक्तव्यंस्वलघुत्वंसुरान्प्रति ॥ ४६ ॥ देहत्यागोवरस्तस्मान्मानोहिमहतांधनम् ॥ मानेनष्टेजीवितंतुमृतितुल्यंनसंशयः ॥ ४७ ॥

त्याग लज्जितहो इन्द्रके समीप गया॥ ४०॥और अपने गर्व दूरकरनेका सब कारण कहा कि, हममिथ्यागर्ववाले इसके जाननेको समर्थ नहीं हैं॥ ४१॥यक्षका परम अलौकिक तेज विदित होता है तब सबदेवता सहस्राक्षसे बोले॥ ४२॥आप देवराजहो तत्वसे इसको जानो तब इन्द्र महागर्वसे चले ॥ ४३ ॥ तब वह यक्षरूप परात्परका तेज इन्द्रके आगेसे अन्तर्धान होगया ॥ ४४ ॥ तब इन्द्र अतिशय लज्जितहुआ यक्षका संभाषणतकभी न हुआ इससे मनमें लघुता हुई ॥ ४५॥ और कहा अब मैं देवसभामें न जाऊंगा, देवताओंके सन्मुख मैं अपना लघुत्व कैसे कहूंगा ॥ ४६ ॥ इससे देहत्यागना उत्तम है कारण कि, मानही महान्पुरुषोंका धन है मानके

नष्ट होनेपर जीवन मृत्युकी तुल्य है इसमें सन्देह नहीं ॥ ४७ ॥ इसप्रकार इन्द्र वहां विचार गर्व त्यागकर जिसके यह चारित्र हैं उसीकी शरण हुआ ॥ ४८ ॥ उसी समय आकाशसे वाणी हुई हे सहस्राक्ष ! तुम मायाबीजका जप करनेसे सुखी होगे ॥ ४९ ॥ तब इन्द्र परात्पर मायाबीजका जप करनेलगा, लाख वर्षतक निराहारहो ध्यानमें नेत्र मूंदे रहा ॥ ५० ॥ फिर अकस्मात् चैत्रशुक्ल नवमी मध्याह्न समय उसी स्थलमें फिर वह तेज प्रगट हुआ ॥ ५१ ॥ एक नव यौवना कुमारी तेजोमण्डलके मध्यमें प्रकाशित जपाकुसुमकी समान कान्तिवाली प्रभातकालीन कोटि सूर्यके समान प्रकाशित ॥ ५२ ॥ बालचन्द्र मुकुटमें धारे वस्त्रान्तरितस्तन लक्षणसे लक्षित चारभुजाओंमें वर पाश अभय अंकुश लिये ॥ ५३ ॥ वह कोमल अंगवाली रमणीयमूर्ति शिवा भक्तोंको कल्पवृक्ष

इतिनिश्चित्यतत्रैवगर्वंहित्वासुरेश्वरः॥चरित्रमीदृशंयस्यतमेवशरणंगतः॥४८॥ तस्मिन्नेवक्षणेजाताव्योमवाणीनभस्तले ॥ मायाबीजंसहस्राक्ष जपतेनसुखीभव ॥४९॥ ततोजजापपरमंमायाबीजंपरात्परम्॥लक्षवर्षंनिराहारोध्यानमीलितलोचनः॥५०॥अकस्माच्चैत्रमासीयनवम्यांमध्यगेरवौ॥तदेवाऽऽविरभूत्तेजस्तस्मिन्नेवस्थलेपुनः॥५१॥तेजोमंडलमध्येतुकुमारींनवयौवनाम्॥भास्वज्जपाप्रसूनाभांबालकोटिरविप्रभाम्॥५२॥ बालशीतांशुमुकुटांवस्त्रांतर्व्यंजितस्तनीम् ॥ चतुर्भिर्वरहस्तैस्तुवरपाशांकुशाभयान् ॥५३॥ दधानांरमणीयांगीकोमलांगलतांशिवाम् ॥भक्तकल्पद्रुमामंबांनानाभूषणभूषिताम् ॥५४॥ त्रिनेत्रांमल्लिकामालाकबरीजूटशोभिताम् ॥ चतुर्दिक्षुचतुर्वेदैर्मूर्तिमद्भिरभिष्टुताम्॥५५॥ दंतच्छटाभिरभितःपद्मरागीकृतक्षमाम् ॥प्रसन्नस्मेरवदनांकोटिकंदर्पसुन्दराम् ॥५६॥ रक्तांबरपरीधानांरक्तचंदनचर्चिताम् ॥ उमाभिधानां पुरतोदेवीहैमवतींशिवाम् ॥ ५७ ॥ निर्व्याजकरुणामूर्तिंसर्वकारणकारणाम् ॥ ददर्शवासवस्तत्रप्रेमसद्गदितांतरः ॥ ५८ ॥ प्रेमाश्रुपूर्णनयनोरोमांचिततनुस्ततः ॥ दंडवत्प्रणनामाथपादयोर्जगदीशितुः॥५९॥ तुष्टावविविधैःस्तोत्रैर्भक्तिसन्नतकंधरः ॥ उवाचपरमप्रीतःकिमिदंयक्षमित्यपि ॥६०॥

अनेक भूषणोंसे भूषित ॥ ५४ ॥ तीन नेत्रवाली जूडेमें चमेलीकी माला गुंथीहुई चारोंओर मूर्तिवान् चारो वेदोंसे स्तुतिको प्राप्त ॥ ५५ ॥ सब ओर दांतोंकी कान्तिसे भूमिको पद्मराग मणिके समान करती हुई प्रसन्न हँसीका मुख, करोडो कामकी समान सुंदर ॥ ५६ ॥ लाल वस्त्रोंको धारे लालचन्दनसे चर्चित है. भगवती उमा नाम्नी देवी सन्मुख स्थित हुई ॥ ५७ ॥ विनाही कारण करुणाकी मूर्ति सब कारणोंकी कारण दिखाई दीं. देखतेही इन्द्र प्रेमसे गद्गद होगया ॥ ५८ ॥ प्रेमाश्रुसे नेत्र पूर्ण होकर रोमांचित शरीर होगया और श्रीभुवनेश्वरीके चरणोंमें दंडकी समान पतित हुआ ॥ ५९ ॥ और भक्तिसे प्रसन्नमुख होकर अनेक स्तुतिकी और नम्रहो पूँछा यह यक्ष कौन है ॥ ६० ॥

और कहांसे प्रादुर्भाव हुआ सो सब कहिये. यह वचन सुन करुणामयी बोली॥६१॥ वह सब कारणका कारण ब्रह्मरूप मेराही है जो मायाका अधिष्ठान सर्वसाक्षी निरामय है ॥ ६२ ॥ सब वेद जिसके पदका वर्णन करते, सब तप जिसके गुण कहते, जिसकी प्राप्तिके निमित्त ब्रह्मचर्य कियाजाता है संग्रहसे वह पद तुमसे कहती हूं ॥६३॥ जो एकाक्षर ॐ है वही ह्रीं है, हे सुरोत्तम ! मुख्यतासे मेरे मंत्रके दो बीज हैं॥ ६४॥ यह दोनोंभागसेही मैं सबजगत् प्रगट करतीहूं उसीका एकभाग सच्चिदानंद नामकहै॥६५॥प्रकृतिसंज्ञक माया दूसरा भाग है वह माया पराशक्ति और वह ईश्वरी शक्ति मैं हूं॥६६॥चन्द्रमासे चाँदनीकी समान यह सब मुझसे अभिन्न हैं. हे सुरोत्तम ! यह मेरी माया साम्यावस्थावाली है ॥६७॥ प्रलयमें सब जगत् मुझसे अभिन्न रहता है फिरभी प्राणियोंके कर्मके परिपाक वशसे

प्रादुर्भूतंचकस्मात्तद्वदसर्वंसुशोभने ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाप्रोवाचकरुणार्णवा ॥६१॥रूपंमदीयंब्रह्मैतत्सर्वकारणकारणम् ॥ मायाधिष्ठानभूतंतु सर्वसाक्षिनिरामयम्॥६२॥सर्वेवेदायत्पदमामनंतितपांसिसर्वाणिचयद्वदंति॥यदिच्छंतोब्रह्मचर्यंचरंतितत्तेपदंसंग्रहेणब्रवीमि ॥६३॥ओमित्येकाक्षरंब्रह्मतदेवाहुश्चह्रींमयम् ॥ द्वेबीजेममंमंत्रौस्तोमुख्यत्वेनसुरोत्तम ॥६४॥भागद्वयवतीयस्मात्सृजामिसकलंजगत् ॥ तत्रैकभागःसंप्रोक्तःसच्चिदानंदनामकः॥६५॥मायाप्रकृतिसंज्ञस्तुद्वितीयोभागईरितः॥साचमायापराशक्तिःशक्तिमत्यहमीश्वरी ॥६६॥चंद्रस्यचंद्रिकेवेयंममाभिन्नत्वमागता ॥ साम्यावस्थात्मिकाचैषामायाममसुरोत्तम॥६७॥प्रलयेसर्वजगतोमदभिन्नैवतिष्ठति ॥ प्राणिकर्मपरीपाकवशतःपुनरेवहि ॥६८॥रूपंतदेवमव्यक्तंव्यक्तीभावमुपैतिच॥अंतर्मुखातुयाऽवस्थासामायेत्यभिधीयते॥६९॥बहिर्मुखातुयामायातमःशब्देनसोच्यते॥ बहिर्मुखात्तमोरूपाज्जायतेसत्त्वसंभवः॥७०॥ रजोगुणस्तदैवस्यात्सर्गादौसुरसत्तम ॥ गुणत्रयात्मकाःप्रोक्ताब्रह्मविष्णुमहेश्वराः॥७१॥ रजोगुणाधिकोब्रह्माविष्णुःसत्त्वाधिकोभवेत् ॥ तमोगुणाधिकोरुद्रःसर्वकारणरूपधृक् ॥ ७२ ॥ स्थूलदेहोभवेद्ब्रह्मालिंगदेहोहरिःस्मृतः ॥ रुद्रस्तुकारणोदेहस्तुरीयात्वहमेवहि ॥ ७३ ॥ साम्यावस्थातुयाप्रोक्तासर्वांतर्यामिरूपिणी ॥ अतऊर्ध्वंपरंब्रह्ममद्रूपंरूपवर्जितम् ॥ ७४ ॥

॥६८ ॥ वह अव्यक्तरूप प्रगट होते हैं और जो अन्तर्मुखा अवस्था है उसेही माया कहते है ॥ ६९ ॥ और बहिर्मुख माया तम शब्दसे व्यवहार की जातीहै बहिर्मुख तमोरूपसे सत्वगुणका संभव है ॥७०॥ हे राजन् ! उससे रजोगुण होता है, उससे ब्रह्मा विष्णु महेश्वर त्रिगुणात्मक देवता होते हैं ॥ ७१ ॥ रजोगुण अधिक होनेसे ब्रह्मा, सत्वगुणकी अधिकतासे विष्णु तमोगुणकी अधिकताहीसे सर्व कारणरूप रुद्र है॥७२॥स्थूल देहका अर्थ ब्रह्मा, लिंग देह हरि, कारणदेह रुद्र और तुरीयारूप मैं हूं ॥ ७३ ॥ जो तीनों गुणोंकी साम्यावस्था अन्तर्मुख है वही माया तुरीयारूप उपाधिवाली है वही अन्तर्यामीरूपिणी है उससे आगे

परब्रह्म मेरा रूप रूपवर्जित है ॥ ७४ ॥ निर्गुण सगुण यह मेरे दो रूप है मायाहीन निर्गुण और मायायुक्त सगुण है ॥ ७५ ॥ सो मै सब जगत् सृजन कर उसके अन्तरमे प्रवेश कर कर्मानुसार निरन्तर जीवकी प्रेरणा करती हूं ॥ ७६ ॥ सृष्टि स्थिति और तिरोधानमें मैंही प्रेरणा करतीहूँ ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र इन कारणात्माओंको मैंही प्रगट करती हूं ॥ ७७ ॥ मेरे भयसे वायु चलता सूर्य उदय होता. इसी प्रकार इन्द्र, अग्नि, अपना अपना कार्य करते है. मै सर्वोत्तमा हूं ॥ ७८ ॥ मेरीही कृपासे तुम सर्वथा जय पातेहो काष्ठकी पुतली समान मै तुम सबको नचातीहूं ॥ ७९ ॥ कभी देवता और कभी दैत्योंकी विजय होती, सर्व स्वतंत्र और स्वेच्छासे कर्मानुसारही अपना कर्म करते है ॥ ८० ॥ सो मुझ सर्वात्मिकाको तुम अपने गर्वसे भूलकर अहंकारयुक्त हो दुरन्त मोहसे व्याप्त हुए ॥ ८१ ॥ अनुग्रह

निर्गुणंसगुणंचेतिद्विधामद्रूपमुच्यते ॥ निर्गुणंमाययाहीनंसगुणंमाययायुतम् ॥७५॥साऽहंसर्वंजगत्सृष्ट्वातदंतःसंप्रविश्यच ॥ प्रेरयाम्यनिशंजीवंयथाकर्मयथाश्रुतम् ॥७६॥ सृष्टिस्थितितिरोधानेप्रेरयाम्यहमेवहि ॥ ब्रह्माणंचतथाविष्णुंरुद्रंवैकारणात्मकम् ॥७७॥ मद्भयाद्वातिपवनोभीत्यासूर्यश्चगच्छति ॥ इंद्राग्निमृत्यवस्तद्वत्साऽहंसर्वोत्तमास्मृता ॥७८॥ मत्प्रसादाद्भवद्भिस्तुजयोलब्धोऽस्तिसर्वथा ॥ युष्मानहंनर्तयामिकाष्ठपुत्तलिकोपमान् ॥७९॥ कदाचिद्देवविजयंदैत्यानांविजयंक्वचित् ॥ स्वतंत्रास्वेच्छयासर्वंकुर्वेकर्मानुरोधतः ॥८०॥ तांमांसर्वात्मिकांयूयंविस्मृत्यनिजगर्वतः ॥ अहंकारावृतात्मानोमोहमाप्ताडुरंतकम्॥८१॥अनुग्रहंततःकर्तुंयुष्मदेहादनुत्तमम्॥निःसृतंसहसातेजोमदीयंयक्षमित्यपि॥ ॥८२॥ अतःपरंसर्वभावैर्हित्वागर्वंतुदेहजम्॥मामेवशरणंयातसच्चिदानंदरूपिणीम्॥८३॥व्यासउवाच॥ इत्युक्काचमहादेवीमूलप्रकृतिरीश्वरी॥ अन्तर्धानंगतासद्योभक्त्यादेवैरभिष्टुता ॥८४॥ ततःसर्वेस्वगर्वंतुविहायपदपंकजम् ॥ सम्यगाराधयामासुर्भगवत्याःपरात्परम् ॥ ८५॥ त्रिसंध्यंसर्वदासर्वेगायत्रीजपतत्पराः ॥ यज्ञभागादिभिःसर्वेदेवींनित्यंसिषेविरे ॥ ८६ ॥ एवंसत्ययुगेसर्वेगायत्रीजपतत्पराः ॥ तारहृल्लेखयोश्चापिजपेनिष्णातमानसाः ॥८७॥ नविष्णूपासनानित्यावेदेनोक्तातुकुत्रचित्॥नविष्णुदीक्षानित्याऽस्तिशिवस्यापितथैवच ॥८८॥गायत्र्युपासनानित्यासर्ववेदैःसमीरिता ॥ ययाविनात्वधःपातोब्राह्मणस्यास्तिसर्वथा ॥ ८९ ॥

करनेके निमित्त तुम्हारे सबके देहसे मेरा यक्षरूप तेज निर्गत होगया था ॥८२॥ अब सब भावसे अपने देहका गर्वत्यागकर सच्चिदानंदरूपिणी मेरी शरण हो॥८३॥ व्यासजी बोले महाप्रकृति ईश्वरी मूलरूप भगवती यह कह भक्तिपूर्वक देवताओंसे स्तुतिको प्राप्त हो अन्तर्धान हुई ॥ ८४ ॥ तब सब देवता गर्व त्याग भगवतीके परात्पर चरणकमलोंका ध्यान करने लगे ॥८५॥ तीनों कालमे सब गायत्रीजपमें तत्पर हुए और यज्ञभागादिसे सब नित्यदेवीकी सेवा करने लगे ॥ ८६ ॥ इसप्रकार सतयुगमें सब गायत्रीजपमें तत्पर थे प्रणव और हृल्लेखा मंत्रोंके जपमेंही मनलगाये थे ॥ ८७ ॥ वेदमें जैसे "अहरहस्संध्यामुपासीत" यह संध्या करनेमें गायत्रीजपके नित्य विधिवाक्य है ऐसे विष्णु उपासना, विष्णुदीक्षा, वा शिव उपासनाके नित्य विधिवाक्य नहीं देखे जाते ॥ ८८ ॥ सर्व वेद सिद्धान्त

गायत्री उपासनाही नित्य है, जिसके विना सर्वथा ब्राह्मणका अधःपतन होजाता है ॥८९॥ ब्राह्मण गायत्रीसेही कृतकृत्य है इसको और अपेक्षा नहीं है गायत्री में निष्णात होकरभी ब्राह्मण मुक्तिका अधिकारी होता है ॥ ९० ॥ चाहे वह और कार्यकरै वा न करै यह स्वयं मनुने कहा है [ कुर्यादन्यन्नवाकुर्यान्मैत्रो ब्राह्मण उच्यते मनु० ] जो ब्राह्मण अपनी परम इष्टगायत्रीका तो किंचित् जप नहीं करता केवल विष्णुकी उपासना ॥ ९१ ॥ वा शिवोपासनामेंही रत है वह मोक्षको नहीं प्राप्त होता आवागमनरूप दुःखमेंही जाता है, हे राजन् ! इससे आदियुगमे सब गायत्री जपमें तत्पर थे और इसीसे सब देवता गायत्री देवीके चरण कमलमें प्रीति करते थे ॥ ९२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायामऽष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ ॥ छ ॥ ॥ छ ॥

तावताकृतकृत्यत्वंनान्यापेक्षाद्विजस्यहि ॥ गायत्रीमात्रनिष्णातोद्विजोमोक्षमवाप्नुयात् ॥ ९० ॥ कुर्यादन्यन्नवाकुर्यादितिप्राहमनुःस्वयम् ॥ विहायतांतुगायत्रींविष्णूपास्तिपरायणाः ॥९१॥ शिवोपास्तिरतोविप्रोनरकंयातिसर्वथा ॥ तस्मादाद्ययुगेराजन्गायत्रीजपतत्पराः ॥ देवी पदांबुजरताआसन्सर्वेद्विजोत्तमाः॥९२॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेद्वादशस्कंधेऽष्टमोऽध्यायः ॥८॥ व्यासउवाच ॥ कदाचिदथकालेतुद. शपंचसमाविभो ॥ प्राणिनांकर्मवशतोनववर्षशतक्रतुः॥१॥ अनावृष्ट्याऽतिदुर्भिक्षमभवत्क्षयकारकम् ॥गृहेगृहेशवानांतुसंख्याकर्तुंनशक्यते॥ ॥२॥ केचिदश्वान्वराहान्वाभक्षयंतिक्षुधार्दिताः ॥ शवानिचमनुष्याणांभक्षयंत्यपरेजनाः ॥ ३॥ बालकंबालजननीस्त्रियंपुरुषएवच ॥ भक्षि तुंचलिताःसर्वेक्षुधयापीडितानराः ॥४॥ ब्राह्मणाबहवस्तत्रविचारंचक्रुरुत्तमम् ॥ तपोधनोगौतमोऽस्तिसनःखेदंहरिष्यति ॥५॥सर्वैर्मिलित्वा गंतव्यंगौतमस्याश्रमेऽधुना ॥ गायत्रीजपसंसक्तगौतमस्याश्रमेऽधुना ॥६॥ सुभिक्षंश्रूयतेतत्रप्राणिनोबहवोगताः ॥ एवंविमृश्यभूदेवाःसाग्नि होत्राःकुटुम्बिनः ॥७॥ सगोधनाःसदासाश्चगौतमस्याऽऽश्रमंययुः ॥ पूर्वदेशाद्ययुःकेचित्केचिद्दक्षिणदेशतः ॥ ८॥ पाश्चात्याऔत्तराहाश्चना नादिग्भ्यःसमाययुः ॥ दृष्ट्वासमाजंविप्राणांप्रणनामसगौतमः ॥ ९ ॥

व्यासजी बोले हे विभो! एक समय प्राणियोके कर्मवशसे पन्द्रह वर्षतक मेघ नहीं वर्षा था॥१॥अनावृष्टिके कारण क्षयकारक घोर दुर्भिक्ष हुआ घर घरमें शवोंकी संख्या न रही ॥२॥ कोइ क्षुधासे व्याकुल हो अश्व वराह तथा कोई निकृष्ट मृतक मनुष्योके शरीर भक्षण करने लगे॥ ३॥बालकको माता, स्त्रीको पुरुष यह सबही क्षुधासे व्याकुल हो खानेकी ही इच्छा करने लगे॥४॥उस समय बहुतसे ब्राह्मण यह विचार करने लगे कि, तपस्वी गौतमजी हमारे खेदको दूर करैंगे॥ ॥५॥सब मिलकर हम गौतमके आश्रममें चलैं वह गौतम गायत्रीजपमें लगे हुए हैं ॥ ६ ॥वहां सुभिक्ष सुना जाता है और बहुतसे प्राणी वहां गयेभी हैं, ऐसा विचार कर भूदेव अग्निहोत्री कुटुम्बी ॥७॥ गौ और दासोंको साथले गौतमके आश्रममें गये कोई पूर्व कोई दक्षिण देशसे आये॥८॥ कोई पश्चिम कोई उत्तर

इसप्रकार अनेक दिशाओंसे आये ब्राह्मणोंके समाजको आया देख गौतमने प्रणाम किया॥ ९॥ आसनादि उपचारोंसे सबको पूजन किया और कुशलप्रश्न तथा आग
मन कारण पूँछा॥ १०॥ उन सबनेभी अपना अपना वृत्तान्त कहा उन ब्राह्मणोंको दुःखी देख मुनिने अभय दिया॥ ११॥ कि, यह आपहीका स्थान है मैं तुम्हारा
सर्वथा दासहूं हे ब्राह्मणो! मुझ सेवकके होते आपको क्या चिन्ता है ॥ १२॥ मैं इस समय धन्यहूं जो तुम सब तपोधनोंका दर्शन पाया जिनके दर्शनसे दुष्कृतभी सुकृत हो
जातेहैं॥ १३॥ वे सब चरणरजसे मेरे घरको पवित्र करैंगे जब तुम्हारा अनुग्रह हुआ तो मुझसे अधिक और कौन धन्य है॥ १४॥ आप सबको संध्याजपमें परायण हो
सुखपूर्वक निवास करना चाहिये। व्यासजी बोले मुनिराज गौतम इसप्रकार सबको सावधान करके॥ १५॥ भक्तिसे नम्रकंधर हो गायत्रीकी प्रार्थना करने लगे. हे देवि

आसनाद्युपचारैश्चपूजयामासवाडवान् ॥ चकारकुशलप्रश्नंततश्चागमकारणम् ॥ १० ॥ तेसर्वेस्वस्ववृत्तांतंकथयामासुरुत्स्मयाः ॥ दृष्ट्वातान्दुः
खितान्विप्रानभयंदत्तवान्मुनिः ॥ ११॥ युष्माकमेतत्सदनंभवद्दासोऽस्मिसर्वथा ॥ काचिंताभवतांविप्रामयिदासेविराजति ॥ १२॥ धन्योऽ
हमस्मिन्समयेयूयंसर्वेतपोधनाः ॥ येषांदर्शनमात्रेणदुष्कृतंसुकृतायते॥ १३॥ तेसर्वेपादरजसापावयंतिगृहंमम॥ कोमदन्योभवेद्धन्योभवतांसम
नुग्रहात् ॥ १४॥ स्थेयंसर्वैःसुखेनैवसंध्याजपपरायणैः ॥ व्यासउवाच॥ इतिसर्वान्समाश्वास्यगौतमोमुनिराट्ततः॥ १५॥ गायत्रींप्रार्थयामास
भक्तिसन्नतकंधरः ॥ नमोदेविमहाविद्येवेदमातःपरात्परे ॥ १६ ॥ व्याहृत्यादिमहामंत्ररूपेप्रणवरूपिणि ॥ साम्यावस्थात्मिकेमातर्नमोह्रींका
ररूपिणि ॥ १७ ॥ स्वाहास्वधास्वरूपेत्वांनमामिसकलार्थदाम् ॥ भक्तकल्पलतांदेवीमवस्थात्रयसाक्षिणीम् ॥ १८॥ तुर्यातीतस्वरूपांचसच्चि
दानंदरूपिणीम् ॥ सर्ववेदांतसंवेद्यांसूर्यमंडलवासिनीम् ॥ १९॥ प्रातर्बालांरक्तवर्णांमध्याह्नेयुवतींपराम् ॥ सायाह्नेकृष्णवर्णांतांवृद्धांनित्यंनमा
म्यहम् ॥ २०॥ सर्वभूतारणेदेविक्षमस्वपरमेश्वरि ॥ इतिस्तुताजगन्माताप्रत्यक्षंदर्शनंददौ ॥ २१ ॥

महाविद्ये, वेद माता परात्परे तुमको प्रणाम है॥ १६॥ व्याहृति आदि महामंत्रके रूपवाली प्रणवरूपिणी साम्यावस्थामें स्थित, माता, ह्रींकाररूपिणीको प्रणामहै॥ १७॥
स्वाहा स्वधास्वरूप अर्थकी देनेवाली तुमको प्रणाम है. हे देवि! तुम भक्तोंको कल्पवृक्ष और तीनों अवस्थाकी साक्षी हो॥ १८॥ तुरीयातीतस्वरूप सच्चिदानंदरूपिणी
सब वेदान्तसे जानने योग्य सूर्यमंडलमें निवास करनेवाली॥ १९॥ प्रभातमें रक्तवर्ण बालस्वरूप मध्याह्नमें युवती संध्यामें कृष्णवर्ण वृद्धारूपको नित्य प्रणाम करता
हूं ॥ २० ॥ सब प्राणियोंकी तारनेवाली परमेश्वरी देवी मेरे अपराध क्षमाकरना इसप्रकार स्तुतिको प्राप्त हो जगन्माताने प्रत्यक्ष दर्शन दिया ॥ २१ ॥

और गौतमजीको एक पूर्णपात्र दिया जिससे सब संतुष्ट होजाँय और मुनिसे देवीने कहा तुम जिस जिस वस्तुकी इच्छा करोगे ॥ २२ ॥ उस उसकी पूर्ति इस मेरे पात्र द्वारा होगी ऐसा कह परमकला गायत्री देवी अन्तर्धान हुई ॥ २३ ॥ उस पात्रसे पर्वतके समान अन्नोंके ढेर निर्गत होने लगे. हे राजन्! अनेक प्रकारके षड्रस और विविध तृण प्रगट हुए ॥ २४ ॥ दिव्य भूषण, क्षौम वस्त्र, यज्ञोंके समारंभ अनेक पात्र प्रगटे ॥ २५ ॥ हे राजन्! जो कुछ भी उन मुनिराजको इष्ट होता, वह सबही उन गायत्री के पूर्णपात्रसे निर्गत होता ॥ २६ ॥ तब मुनिराज गौतम सब मुनियोंको बुलाकर धनधान्य भूषणादि प्रसन्नतासे देते हुए ॥ २७ ॥ बहुत क्या उस पूर्णपात्रसे गो महिषी आदि पशुभी निर्गत हुए यज्ञके संभार स्रुव प्रभृति निर्गत हुए ॥ २८ ॥ तब वे सब मिलकर मुनिके कथनानुसार यज्ञ करने लगे. वह स्थान देवयज्ञके कारण

पूर्णपात्रंददौतस्मैयेनस्यात्सर्वपोषणम् ॥ उवाचमुनिंमंवासायंयंकामंत्वमिच्छसि ॥२२॥ तस्यपूर्तिकरंपात्रंमयादत्तंभविष्यति ॥ इत्युक्त्वाऽन्तर्दधे देवीगायत्रीपरमाकला ॥२३॥ अन्नानांराशयस्तस्मान्निर्गताःपर्वतोपमाः ॥ षड्रसाविविधाराजंस्तृणानिविविधानिच ॥२४॥ भूषणानिचदिव्यानिक्षौमाणिवसनानिच ॥ यज्ञानांचसमारंभाःपात्राणिविविधानिच ॥ २५ ॥ यद्यदिष्टमभूद्राजन्मुनेस्तस्यमहात्मनः ॥ तत्सर्वंनिर्गतंतस्माद्गायत्रीपूर्णपात्रतः ॥ २६ ॥ अथाऽऽहूयमुनीन्सर्वान्मुनिराड्गौतमस्तदा ॥ धनंधान्यंभूषणानिवसनानिददौमुदा ॥ २७ ॥ गोमहिष्यादिपशवोनिर्गताःपूर्णपात्रतः ॥ निर्गतान्यज्ञसंभारान्स्रुक्स्रुवप्रभृतीन्ददौ ॥ २८ ॥ तेसर्वेमिलितायज्ञांश्चक्रिरेमुनिवाक्यतः ॥ स्थानंतद्देवभूयिष्ठमभवत्स्वर्गसन्निभम् ॥ २९ ॥ यत्किंचित्त्रिषुलोकेषुसुंदरंवस्तुदृश्यते ॥ तत्सर्वंतत्रनिष्पन्नंगायत्रीदत्तपात्रतः ॥ ३० ॥ देवांगनासमादाराःशोभंतेभूषणादिभिः ॥ मुनयोदेवसदृशा वस्त्रचंदनभूषणैः ॥३१॥ नित्योत्सवःप्रववृतेमुनेराश्रममंडले ॥ नरोगादिभयंकिंचिन्नचदैत्यभयंक्वचित् ॥३२॥ समुनेराश्रमोजातःसमंताच्छतयोजनः ॥ अन्येचप्राणिनोयेऽपितेऽपितत्रसमागताः ॥३३॥ तांश्चसर्वान्पुपोषाऽयंदत्त्वाऽभयमथात्मवान् ॥ नानाविधैर्महायज्ञैर्विधिवत्कल्पितैःसुराः ॥ ३४ ॥

स्वर्गकी समान होगया ॥ २९ ॥ त्रिलोकीमें जो कुछ सुन्दर वस्तु दीखती हैं उस गायत्रीके दिये पात्रसे वह सबही निष्पन्न हुई ॥ ३० ॥ स्त्रीजन भूषण धारण कर देवताओंकी स्त्रियोंकी समान शोभित हुई. मुनिजन वस्त्र चंदन भूषण धारण करनेसे देवताओंके समान शोभित हुये ॥ ३१ ॥ इसप्रकार मुनिजनोंके आश्रममण्डलमें नित्य उत्सव प्रवृत्त हुआ रोग दैत्यादि किसीका कुछ भय न रहा ॥ ३२ ॥ वह मुनिका आश्रम सौ योजनतक विस्तरा दूसरे प्राणी भी सब उस स्थानमें आगये ॥ ३३ ॥ यह विचारवान् उन सबको अभय देकर पालन करने लगे अनेकप्रकारके महायज्ञोंकी कल्पनासे देवता ॥ ३४ ॥

परमसंतोषको प्राप्त हो मुनिका यश कथन करने लगे उस समय अपनी सभामें स्वयं इन्द्रने यह श्लोक कहा था॥ ३५॥अहो इस समय यह गौतम हमको कल्पवृक्ष
स्वरूप होरहा है प्रतिष्ठित हो हमारे मनोरथ पूर्ण करता है नहीं तो इस दुर्लभ समयमें हवि वपा कहां प्राप्त होसकती है?जब कि,जीवनकी आशा भी दुर्लभ होरहीहै
॥ ३६ ॥ इसप्रकार गौतमजीने बारह वर्ष गर्वरहित हो पुत्रके समान सबका पालन किया ॥ ३७ ॥ वहां मुनिश्रेष्ठने गायत्रीका परम स्थान बनाया
जहां सब मुनिश्रेष्ठ जगदम्बाका पूजन करतेथे ॥ ३८ ॥ तीनों काल परमभक्तिसे पुरश्चरणादि करते थे अब भी वहां देवी प्रभातकालमें बाल
स्वरूप॥ ३९॥मध्याह्नमें युवती और सायंकालमें वृद्धास्वरूप दिखाई देती है एक समय वहां नारदजीका आगमन हुआ॥ ४०॥जो अपनी महती नामक वीणाको

अहोअयंनःकिलकल्पपादपोमनोरथान्पूरयतिप्रतिष्ठितः ॥
संतोषंपरमंप्रापुर्मुनेश्चैवजगुर्यशः ॥ सभायांवृत्रहाभूयोजगौश्लोकंमहायशाः॥३५॥
नोचेदकाण्डेक्वहविर्वपावासुदुर्लभायत्रतुजीवनाशा ॥ ३६ ॥ इत्थंद्वादशवर्षाणिपुपोषमुनिपुंगवान् ॥ पुत्रवन्मुनिराड्गर्वगंधेनपरिवर्जितः ॥
॥ ३७॥ गायत्र्याःपरमंस्थानंचकारमुनिसत्तमः ॥ यत्रसर्वैर्मुनिवरैःपूज्यतेजगदंबिका ॥ ३८ ॥ त्रिकालंपरयाभक्त्यापुरश्चरणकर्मभिः ॥
अद्यापितत्रदेवीसाप्रातर्बालातुदृश्यते ॥ ३९ ॥ मध्याह्नेयुवतीवृद्धासायंकालेतुदृश्यते ॥ तत्रैकदासमायातोनारदोमुनिसत्तमः ॥ ४० ॥ रण
यन्महतींगायन्गायत्र्याःपरमान्गुणान् ॥ निषसादसभामध्येमुनीनांभावितात्मनाम् ॥ ४१ ॥ गौतमादिभिरत्युच्चैःपूजितःशांतमानसः ॥
कथाश्चकारविविधायशसोगौतमस्यच ॥ ४२ ॥ ब्रह्मर्षेदेवसदसिदेवराट्तवयद्यशः ॥ जगौबहुविधंस्वच्छंमुनिपोषणजंपरम् ॥ ४३ ॥ श्रुत्वा
शचीपतेर्वाणींत्वांद्रष्टुमहमागतः ॥ धन्योऽसित्वंमुनिश्रेष्ठजगदंबाप्रसादतः ॥ ४४ ॥ इत्युक्त्वामुनिवर्यंतंगायत्रीसदनंययौ ॥ ददर्शजगदं
बांतां प्रेमोत्फुल्लविलोचनः ॥ ४५ ॥ तुष्टावविधिवद्देवींजगामत्रिदिवंपुनः ॥ अथतत्रस्थितायेतेब्राह्मणामुनिपोषिताः ॥ ४६ ॥

बजाते उसमें गायत्रीके परम गुण गाते थे उस समय वह उन ज्ञानी मुनियोंकी सभामें स्थित हुए ॥ ४१ ॥ और गौतमादिनेभी उच्च पूजा की शांत मन नारदजीने
अनेक प्रकार गौतमका यश कहा॥ ४२॥हे ब्रह्मर्षि ! राजा इन्द्रने भी अपनी सभामें यह तुम्हारा ऋषिपोषणरूप निर्मल यश बहुत प्रकारसे वर्णन किया है॥ ४३॥
इन्द्रकी वह वाणीसुन मैं तुमको देखनेको आया हूं. हे मुनि! तुम गायत्रीके प्रसादसे धन्य हो॥ ४४॥मुनिश्रेष्ठसे यह वचन कह नारदजी गायत्रीके स्थानमे गये और प्रेमसे
उत्फुल्ल लोचन हो जगदम्बाका दर्शन किया ॥४५॥ और विधिपूर्वक देवीकी स्तुति कर स्वर्गको गये उस स्थानमें जो ब्राह्मण मुनिसे पोषण हुए स्थित थे॥ ४६॥

वह मुनिका उत्कर्ष सुनकर असूयासे बड़े खेदको प्राप्त हुए और विचारा कि, अब वह करना चाहिये जिससे इनका यश न हो ॥४७॥ समयपर कार्यसाधन करेंगे यह सबने निश्चय किया फिर कुछ समयमें भूमिपर वर्षा हुई ॥४८॥ हे राजन् ! सब देशोंमें सुभिक्ष हुआ सुभिक्षकी बात सुन सब ब्रह्मचारी मिलकर ॥ ४९ ॥ गौतमके शाप देनेका उद्योग करने लगे. हे राजन् ! यह बडे खेदकी बात है उनके माता पिताको धन्य है जिनकी ऐसी उत्पत्ति है ॥५०॥ हे राजन् ! कालकी महिमा कौन कह सकता है उन मुनियोंने एक बडी वृद्धा मरणको प्राप्त गौ मायासे निर्माण की ॥५१॥ वह मुनिके होम समय शालामें गई ज्योंही हूं हूं शब्दसे ऋषिने उसको निवारण किया कि उसी समय उसने प्राण त्याग दिया॥५२॥ तब ब्राह्मण कोसने लगे अहो इस दुष्टने गौ मारडाली तब मुनिराज होम समाप्त करके

उत्कर्षंतुमुनेःश्रुत्वाऽसूययाखेदमागताः॥यथाऽस्यनयशोभूयात्कर्तव्यंसर्वथैवहि ॥४७॥ कालेसमागतेपश्चादितिसर्वैस्तुनिश्चितम्॥ततःकाले नकियताप्यभूद्वृष्टिर्धरानले ॥४८॥ सुभिक्षमभवत्सर्वदेशेषुनृपसत्तम ॥ श्रुत्वावार्तांसुभिक्षस्यमिलिताःसर्वबाडवाः ॥४९॥ गौतमंशप्तुमुद्योगं हाहाराजन्प्रचक्रिरे ॥ धन्यौतेषांचपितरौययोरुत्पत्तिरीदृशी ॥ ५० ॥ कालस्यमहिमाराजन्वक्तुंकेनहिशक्यते॥ गौर्निर्मितामाययैकामुमू र्पुर्जरतीनृप ॥५१॥ जगामसाचशालायांहोमकालेमुनेस्तदा ॥ हुंहुंशब्दैर्वारितासाप्राणांस्तत्याजतत्क्षणे ॥ ५२ ॥ गौर्हताऽनेनदुष्टेनेत्यवंते चुक्रुशुर्द्विजाः ॥ होमंसमाप्यमुनिराड्विस्मयंपरमंगतः ॥ ५३ ॥ समाधिमीलिताक्षःसंश्चितयामासकारणम् ॥ कृतंसर्वद्विजैरेतदितिज्ञात्वात दैवसः ॥ ५४ ॥ दधारकोपंपरमंप्रलयेरुद्रकोपवत् ॥ शशापचऋषीन्सर्वान्कोपसंरक्तलोचनः ॥ ५५ ॥ वेदमातरिगायत्र्यांतद्ध्यानेतन्मनो जपे ॥ भवताऽनुन्मुखायूयंसर्वथाब्राह्मणाधमाः ॥ ५६ ॥वेदेवेदोक्तयज्ञेषुतद्वार्तासुतथैवच ॥ भवतानुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ५७ ॥ शिवेशिवस्यमंत्रेचशिवशास्त्रेतथैवच ॥ भवतानुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः॥५८॥मूलप्रकृत्याःश्रीदेव्यांतद्ध्यानेतत्कथासुच ॥ भवतानुन्मु खायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ५९ ॥ देवीमंत्रेतथादेव्याःस्थानेऽनुष्ठानकर्मणि ॥ भवतानुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६० ॥ देव्युत्सव दिदृक्षायांदेवीनामानुकीर्तने ॥ भवतानुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६१ ॥

परम विस्मयको प्राप्त हुए ॥५३॥ और समाधिमें हो नेत्रमूँद इसका कारण देखने लगे, तब यह सब इन ब्राह्मणोंका कर्तव्य है यह जाना ॥ ५४ ॥ तब तो प्रलयमे रुद्रकोपकी समान अपने कोपको धारण कर लाल नेत्रकर सब ऋषियोंको शाप दिया ॥ ५५ ॥ हे ब्राह्मणो ! जो वेदमाता गायत्री सर्वस्वरूप है तुम उसके ध्यान और जपसे उन्मुख होंगे गायत्री त्यागी होनेसेही ब्राह्मणोंमें अधम होंगे ॥ ५६ ॥ हे ब्राह्मणाधमो ! वेद यज्ञ और उसकी वार्तासे तुम सदाही विमुख होंगे ॥५७॥ हे ब्राह्मणाधमो ! शिव शिवमंत्र और शिव शास्त्रसे तुम सदा विमुख होंगे ॥५८॥ मूलप्रकृति श्रीदेवी उसका ध्यान और कथा इससे विमुख होकर तुम ब्राह्मणाधम होंगे॥५९॥देवीके मंत्र स्थान और अनुष्ठानसे विमुख होकर ब्राह्मणाधम होंगे॥६०॥ हे अधमो! देवीके उत्सव देखने

देवीके नामकीर्तनसे तुम सदा विमुख होंगे ॥६१॥ हे ब्राह्मणाधमो! देवीभक्तकी निकटता उसका अर्चन इसमें तुम सदा विमुख होंगे॥६२॥शिवका उत्सव देख
नेकी इच्छा,शिवभक्तका पूजन इनसे तुम सदा विमुख होकर ब्राह्मणाधम होंगे॥६३॥ हे निकृष्टो! रुद्राक्ष बिल्वपत्र भस्म इससे तुम सदा विमुख होंगे ॥ ६४ ॥
और श्रुति स्मृतिके सदाचार ज्ञानमार्ग इससे तुम सदा विमुख ब्राह्मणाधम होंगे॥६५॥अद्वैतज्ञानकी निष्ठा शांतिदांतिकी निष्ठाके साधनमें तुम सदा विमुख अधम होंगे
॥६६॥हे ब्राह्मणो! नित्यकर्मके अनुष्ठान,अग्निहोत्रके साधनमें तुम विमुख होंगे ॥६७॥ हे ब्राह्मणाधमो! वेदपाठ स्वाध्याय प्रवचनमें तुम सदा विमुख होंगे ॥

देवीभक्तस्यसान्निध्येदेवीभक्तार्चनेतथा ॥ भवतानुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६२ ॥ शिवोत्सवदिदृक्षायांशिवभक्तस्यपूजने ॥ भवताऽनुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६३ ॥ रुद्राक्षेबिल्वपत्रेचतथाशुद्धेचभस्मनि ॥ भवताऽनुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः॥ ६४ ॥ श्रौतस्मार्तसदाचारेज्ञानमार्गेतथैवच ॥ भवताऽनुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६५ ॥ अद्वैतज्ञाननिष्ठायांशांतिदांत्यादिसाधने ॥ भवताऽनुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६६ ॥ नित्यकर्माद्यनुष्ठानेप्यग्निहोत्रादिसाधने ॥ भवताऽनुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६७ ॥ स्वाध्यायाध्ययनेश्चैवतथाप्रवचनेऽपिच ॥ भवताऽनुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६८ ॥ गोदानादिषुदानेषुपितृश्राद्धेषुचैवहि ॥ भवताऽनुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ६९ ॥ कृच्छ्रचांद्रायणेचैवप्रायश्चित्तेतथैवच ॥ भवताऽनुन्मुखायूयंसर्वदाब्राह्मणाधमाः ॥ ७० ॥ श्रीदेवीभिन्नदेवेषुश्रद्धाभक्तिसमन्विताः ॥ शंखचक्राद्यंकिताश्चभवतब्राह्मणाधमाः ॥७१ ॥ कापालिकमतासक्ताबौद्धशास्त्ररताःसदा॥ पाखंडाचारनिरताभवतब्राह्मणाधमाः ॥ ७२ ॥ पितृमातृसुताभ्रातृकन्याविक्रयिणस्तथा ॥ भार्याविक्रयिणस्तद्वद्भवतब्राह्मणाधमाः ॥ ७३ ॥ वेदविक्रयिणस्तद्वत्तीर्थविक्रयिणस्तथा ॥ धर्मविक्रयिणस्तद्वद्भवतब्राह्मणाधमाः ॥ ७४ ॥ पांचरात्रेकामशास्त्रेतथाकापालिकेमते ॥ बौद्धेश्रद्धायुतायूयंभवतब्राह्मणाधमाः ॥ ७५ ॥ मातृकन्यागामिनश्चभगिनीगामिनस्तथा ॥ परस्त्रीलंपटाःसर्वेभवतब्राह्मणाधमाः ॥ ७६ ॥

॥६८॥गोदानादि दान और पितृश्राद्धमे तुम सदा विमुख होंगे॥६९॥हे ब्राह्मणाधमो! कृच्छ्रचान्द्रायण और प्रायश्चित्तसे तुम सदा विमुख होंगे ॥ ७० ॥ हे
ब्राह्मणो! तुम श्रीगायत्री देवीको छोडकर दूसरे देवताओंमें श्रद्धा भक्ति करके शंख चक्रादिसे अंकित हो ब्राह्मणाधम होंगे॥७१॥कापालिक मतमें आसक्त,बौद्धशा
स्त्रमें रत,पाखण्डाचारमे निरत हो ब्राह्मणाधम होंगे॥७२॥हे ब्राह्मणाधमो तुम पितामाता सुत भ्राता कन्या भार्याके बेचनेवाले होंगे ॥ ७३॥ हे ब्राह्मणाधमो!
तुम वेद तीर्थ और धर्मके बेचनेवाले होंगे॥७४॥पंचरात्र, कामशास्त्र,कापालिकमत और बौद्धोंमें श्रद्धावाले होंगे ॥ ७५ ॥ तुम सब माता कन्या भगिनीगामी

परस्त्रीलम्पट होनेसे स्त्री लम्पट होंगे।।७६।।तुम्हारे वंशके स्त्री वा पुरुष मेरे शापसे दग्धहो तुम्हारीही समान होंगे।।७७।।मेरे बहुत कहनेसे क्या है वह मूल प्रकृतिईश्वरी परमा गायत्री तुमपर क्रुद्ध रहैंगी ॥ ७८ ॥ अंधकूपादि कुंडोंमें तुम्हारी स्थिति होगी, व्यासजी बोले इसप्रकार गौतमजी वाग्दंड देकर जलस्पर्शकर ॥ ७९ ॥ परमउत्सुक हो गायत्रीके दर्शनोंको गये महादेवीको प्रणाम किया वह भी परात्परादेवी ॥ ८० ॥ ब्राह्मणोंके कर्तव्यको देख बडी विस्मित हुई अवतक उनका मुख स्मययुक्त दीखता है ॥ ८१ ॥ फिर हँसती हुई मुखकमलसे मुनिश्रेष्ठसे कहने लगी सर्पको दिया दूध विषके निमित्तही होता है ॥ ८२ हे महाभाग !

युष्माकंवंशजाताश्चस्त्रियश्चपुरुषास्तथा ॥ मद्दत्तशापदग्धास्तेभविष्यंतिभवत्समाः ॥ ७७ ॥ किंमयाबहुनोक्तेनमूलप्रकृतिरीश्वरी ॥ गायत्री परमाभूयाद्युष्मासुखलुकोपिता ॥ ७८॥ अंधकूपादिकुण्डेषुयुष्माकंस्यात्सदास्थितिः ॥ व्यासउवाच ॥ वाग्दंडमीदृशंकृत्वाप्युपस्पृश्यजलं ततः ॥ ७९ ॥ जगामदर्शनार्थंचगायत्र्याःपरमोत्सुकः॥ प्रणनाममहादेवींसाऽपिदेवीपरात्परा ॥ ८० ॥ ब्राह्मणानांकृतिंदृष्ट्वास्मयंचित्तेचकार ह ॥ अद्यापितस्यावदनंस्मययुक्तंचदृश्यते ॥ ८१ ॥ उवाचमुनिवर्यंतंस्मयमानमुखांबुजा ॥ भुजंगायार्पितंदुग्धंविषायैवोपजायते ॥८२ ॥ शांतिंकुरुमहाभागकर्मणोगतिरीदृशी ॥ इतिदेवींप्रणम्याथततोऽगात्स्वाश्रमंप्रति ॥ ८३ ॥ ततोविप्रैःशापदग्धैर्विस्मृतावेदराशयः ॥ गायत्री विस्मृतासर्वैस्तदद्भुतमिवाऽभवत् ॥ ८४ ॥ तेसर्वेऽथमिलित्वातुपश्चात्तापयुतास्तथा ॥ प्रणेमुर्मुनिवर्यंतंदंडवत्पतिताभुवि ॥ ८५ ॥ नोचुःकिंचनवाक्यंतुलज्जयाऽधोमुखाःस्थिताः ॥ प्रसीदेतिप्रसीदेतिप्रसीदेतिपुनःपुनः॥ ८६ ॥ प्रार्थयामासुरभितःपरिवार्यमुनीश्वरम् ॥ करुणापूर्णहृदयोमुनिस्तान्समुवाचह ॥ ८७ ॥ कृष्णावतारपर्यंतकुंभीपाकेभवेत्स्थितिः ॥ नमेवाक्यंमृषाभूयादितिजानीथसर्वथा ॥ ८८ ॥

शांतिकरो कर्मकी ऐसीही गति है इसप्रकार देवीको प्रणाम कर गौतम अपने आश्रममें आये॥८३॥तब शापदग्ध होनेके कारण ब्राह्मण वेद भूलगये तथा गायत्री भी विस्मृत हुई यह बडी अद्भुत बात हुई ॥८४॥ वे सब मिलकर पश्चात्ताप करने लगे और दंडवत् पतितहो मुनिश्रेष्ठको प्रणाम करने लगे ॥८५॥ और लज्जासे नीचेको मुखकर कुछ न बोले प्रसन्नहो प्रसन्नहो ऐसा बार बार कहने लगे ॥ ८६॥ इसप्रकार मुनिको घेर सब ओरसे प्रार्थना करनेलगे तब करुणासे पूर्णहृदय हो मुनिने उनसे कहा ॥८७॥ कि कृष्णावतारपर्यन्त तुम्हारी कुंभीपाकमें स्थितिहोगी मेरा वाक्य असत्य नहीं होता यह तुम सर्वथा सत्य जानो ॥ ८८ ॥

फिर कलियुगमें तुम्हारा जन्म होगा मेरा कहा यह सब होगा इसमें अन्यथा नहीं॥८९॥मेरे शाप दूरकरनेकी यदि तुम्हारी इच्छाहो तो सबको गायत्रीके चरण कमल सेवन करने चाहिये॥९०॥व्यासजी बोले मुनिश्रेष्ठ । गौतम इसप्रकार सबको बिदाकर प्रारब्ध है यह जानकर चित्तमे शान्त हुए॥९१॥हे राजन् ! इसकारण कृष्णके परम धाममें जानेसे कलियुगके प्रारंभमें वे कुंभीपाकसे निकले "और देवताकी पूजा क्यों करते हैं यह उसका उत्तर हुआ" ॥ ९२ ॥ वह पहले शापसे दग्ध हुए पृथ्वीपर जन्मे वही तीनों कालकी संध्यासे विहीन गायत्रीकी भक्तिसे वर्जित हुए ॥९३॥ वेदभक्तिसे हीन पाखण्डमतगामी थे अग्निहोत्रादि सत्कर्म स्वाहा स्वधासे वर्जित हुए॥९४॥मूलप्रकृति अव्यक्तको वह नहीं जान्ते कोई तप्तमुद्रासे अंकित कोई कामाचारमें तत्पर हुए ॥९५॥ कापालिक कौलिक बौद्ध जैन इन मतोंमें

ततःपरंकलियुगेभुविजन्मभवेद्धिवाम् ॥ मदुक्तंसर्वमेतत्तुभवेदेवनचान्यथा ॥ ८९ ॥ मच्छापस्यविमोक्षार्थंयुष्माकंस्याद्यदीषणाः॥ तर्हिसेव्यं सदासर्वैर्गायत्रीपदपंकजम् ॥९०॥ व्यासउवाच॥इतिसर्वान्विसृज्याथगौतमोमुनिसत्तमः ॥ प्रारब्धमितिमत्वातुचित्तेशांतिंजगामह ॥९१॥ एतस्मात्कारणाद्राजन्गतेकृष्णेतुधामनि ॥ कलौयुगेप्रवृत्तेतुकुंभीपाकात्तुनिर्गताः ॥९२ ॥ भुविजाताब्राह्मणाश्चशापदग्धाःपुरातुये ॥ संध्यात्रयविहीनाश्चगायत्रीभक्तिवर्जिताः ॥ ९३ ॥ वेदभक्तिविहीनाश्चपाखंडमतगामिनः ॥ अग्निहोत्रादिसत्कर्मस्वधास्वाहाविवर्जिताः ॥ ९४ ॥ मूलप्रकृतिमव्यक्तांनैवजानंतिकर्हिचित् ॥ तप्तमुद्रांकिताःकेचित्कामाचाररताःपरे ॥ ९५ ॥ कापालिकाःकौलिकाश्चबौद्धाजैनास्तथापरे ॥ पंडिताअपितेसर्वेदुराचारप्रवर्तकाः ॥ ९६ ॥ लंपटाःपरदारेषुदुराचारपरायणाः ॥ कुंभीपाकंपुनःसर्वेयास्यंतिनिजकर्मभिः ॥ ९७ ॥ तस्मात्सर्वात्मनाराजन्संसेव्यापरमेश्वरी ॥ नविष्णूपासनानित्यानशिवोपासनातथा॥ ९८॥ नित्याचोपासनाशक्तेर्याविनातुपतत्यधः ॥ सर्वमुक्तं समासेनयत्पृष्टंतत्त्वयाऽनघ॥९९॥ अतःपरंमणिद्वीपवर्णनंशृणुसुंदरम् ॥ यत्परंस्थानमाद्यायाभुवनेश्याभवारणेः ॥ १०० ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणे अष्टादशसाहस्र्यांसंहितायांद्वादशस्कन्धेनवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ व्यासउवाच ॥ ब्रह्मलोकादूर्ध्वभागेसर्वलोकोऽस्तियःश्रुतः ॥ मणिद्वीपःसएवास्तियत्रदेवीविराजते ॥ १ ॥

पंडित होकर भी वह दुराचारमें प्रवृत्त हुए॥९६॥पराईस्त्रियोंमें लंपट दुराचारमें परायण हुए यह सब अपने कर्मोंसे फिर कुंभीपाकमें जायँगे॥९७॥हे राजन् ! इस कारण सर्वात्मासे परमेश्वरीका सेवन करना चाहिये शिव विष्णुकी उपासना नित्य नहीं है॥९८॥गायत्रीरूप शक्तिकी उपासनाही नित्य है जिसके विना यह प्राणी अधःस्थानमें पतित होता है ये पापरहित जो तुमने पूँछा वह मैने सब संक्षेपसे कहा॥९९॥अब इसके उपरान्त सुन्दर मणिद्वीपका वर्णन सुनो जो संसारकी आदि कारण भुवनेशीका परमस्थान है ॥१००॥ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां नवमोध्यायः ॥९॥ ॥छ॥ ॥छ॥ ब्रह्मलोकसे ऊर्ध्वभागमें जो सर्वलोक श्रुत है, वही मणिद्वीप है जहां देवी विराजमान है, सुबालोपनिषदमें लिखा है, "सर्वलोका आत्मनि ब्रह्मणि मणय इवोताश्च प्रोताश्चेति"।१।

यह सबसे अधिक है, इसीकारण इसको सर्वलोक कहते है, पहले श्रीभगवतीने मनकी इच्छासेही इसको कल्पित किया है ॥ २ ॥ मूलभूत प्रकृतिने सबकी आदिमें अपने निवासके निमित्त कैलाससे अधिक वैकुंठसे उत्तम ॥ ३ ॥ तथा गोलोकसे भी उत्तम किया है इससे अधिक त्रिलोकीमें कोई सुन्दर लोक नहीं है॥ ॥ ४ ॥ यह तीनों जगत्का छत्रभूत संसारका संतापनाश करने वाला है, हे सत्तम ! यह ब्रह्माण्डोंका छायाकारक है ॥ ५ ॥ बहुत योजनोंके विस्तारमे तथा उतनाही गंभीर है मणिद्वीपके चारों ओर सुधासागर है ॥ ६ ॥ जिसमें वायुद्वारा अनेक तरंगें उठती हैं रत्नोंकी सुन्दरवालुका झष शंखोसे व्याप्त है ॥ ॥ ७ ॥ वीचियोंके संघर्षणसे अनेक लहरीकणोसे शीतल अनेक ध्वजा और जहाजोंसे युक्त है ॥ ८ ॥ सब ओरसे विराजमान, तीरमें रत्न समान कांति वाले

सर्वस्मादधिकोयस्मात्सर्वलोकस्ततःस्मृतः ॥ पुरापरांबयैवायंकल्पितोमनसेच्छया ॥ २ ॥ सर्वादौनिजवासार्थंप्रकृत्यामूलभूतया ॥ कैलासादधिकोलोकोवैकुंठादपिचोत्तमः ॥ ३ ॥ गोलोकादपिसर्वस्मात्सर्वलोकोऽधिकःस्मृतः ॥ नैतत्समंत्रिलोक्यांतुसुंदरंविद्यतेक्वचित् ॥ ४ ॥ छत्रीभूतंत्रिजगतोभवसंतापनाशकम् ॥ छायाभूतंतदेवास्तिब्रह्मांडानांतुसत्तम ॥५॥ बहुयोजनविस्तीर्णोगंभीरस्तावदेवहि ॥ मणिद्वीपस्यपरितोवर्ततेतुसुधोदधिः ॥ ६ ॥ मरुत्संघट्टनोत्कीर्णतरंगशतसंकुलः ॥ रत्नाच्छवालुकायुक्तोझषशंखसमाकुलः ॥ ७ ॥ वीचिसंघर्षसंजातलहरीकणशीतलः ॥ नानाध्वजसमायुक्तानानापोतगतागतैः ॥ ८ ॥ विराजमानःपरितस्तीररत्नद्रुमोमहान् ॥ तदुत्तरमयोधातुनिर्मितोगगनेततः ॥ ९ ॥ सप्तयोजनविस्तीर्णःप्राकारोवर्ततेमहान् ॥ नानाशस्त्रप्रहरणानानायुद्धविशारदाः ॥ १० ॥ रक्षकानिवसंत्यत्रमोदमानाःसमंततः ॥ चतुर्द्वारसमायुक्तोद्वारपालशतान्वितः ॥ ११ ॥ नानागणैःपरिवृतोदेवीभक्तियुतैर्नृप ॥ दर्शनार्थंसमायांतियेदेवाजगदीशितुः ॥ १२ ॥ तेषांगणावसंत्यत्रवाहनानिचतत्रहि ॥ विमानशतसंघर्षघंटास्वनसमाकुलः ॥ १३ ॥ हयहेषाखुराघातबधिरीकृतदिङ्मुखः ॥ गणैःकिलकिलारावैर्वेत्रहस्तैश्चताडिताः ॥ १४ ॥ सेवकादेवसंगानांभ्राजंतेतत्रभूमिप ॥ तस्मिन्कोलाहलेराजन्नशब्दःकेनचित्क्वचित् ॥ १५ ॥

वृक्ष हैं इसके उपरान्त अपधातु ( लोहा ) का निर्मित अतिऊंचा ॥ ९ ॥ सातयोजनका विस्तारवाला महान् परकोटाहै जिसमें अनेक शस्त्रोंके प्रहारवाले अनेको युद्धमे चतुर॥१०॥प्रसन्नचित्तसे रक्षक निवास करते है चार जिसके द्वार और सैकडों द्वारपालोंसे युक्त॥११॥तथा देवीके परमभक्त अनेक गणोंसे व्याप्त हैं जो देवता जगदीश्वरीके दर्शनको आते हैं॥१२॥उनके गण और वाहन सब वहीं निवास करते है सैकडों विमानोसे व्याप्त घंटोंके शब्दोंसे समाकीर्ण॥१३॥घोडोंकी हिनहिनाहट तथा खुराघातसे जहां की दिशायें वधिरीभूत हो रही हैं किल किल शब्दवाले वेत्रधारी गणोंसे शब्द निवारणार्थ ताडित॥१४॥देवताओंके सेवक

उस महाध्वनिमें सुन सकता है. पदपदमें मीठे जलके सरोवर हैं ॥ १६ ॥
जहां विराजमान होते हैं, हे राजन् ! उस कोलाहलमें कौन किसका शब्द ॥१५॥ उस महाध्वनिमें सुन सकता है॥१७॥ यह प्राकारभी गगनका स्पर्श करने वाला महान्
हे राजन् ! रत्नवृक्षोंकी अनेक वाटिका विद्यमान है उसके उत्तरमें महासार कांशीका बनाया हुआ मण्डल है॥१७॥ यह प्राकारभी गगनका स्पर्श करने वाला महान्
है और लोहप्राकारसे तेजमें यह ऊंचे शिखरवाला सौगुणा अधिक है ॥१८॥ गोपुरद्वारोंके सहित बहुत वृक्षोंसे समन्वित है जगतमें जितनी वृक्षोंकी जाति है वह
वहां सब हैं ॥१९॥ जिनमें फल फूल सदा लगे रहते नवपल्लव और परम गंधसे युक्त है॥२०॥ पनस, बकुल, लोध, कर्णिकार, शिंशपा, देवदारु, कचनार, आम,

कस्यचिच्छ्रूयतेऽत्यंतंनानाध्वनिसमाकुले ॥ पदेपदेमिष्टवारिपरिपूर्णसरांसिच ॥ १६ ॥ वाटिकाविविधाराजन्रत्नद्रुमविराजिताः ॥ तदुत्तरं
महासारधातुनिर्मितमंडलः ॥१७॥ सालोपरोमहानस्तिगगनस्पर्शियच्छिरः॥तेजसास्याच्छतगुणःपूर्वसालादयंपरः ॥१८॥गोपुरद्वारसहितो
बहुवृक्षसमन्वितः ॥ यावृक्षजातयःसंतिसर्वास्तास्तत्रसंतिच॥१९॥निरंतरंपुष्पयुताःसदाफलसमन्विताः॥ नवपल्लवसंयुक्ताःपरसौरभसंकुलाः
॥२०॥ पनसाबकुलालोध्राःकर्णिकाराश्चशिंशपाः ॥ देवदारुकांचनाराआम्राश्चैवसुमेरवः ॥ २१ ॥ लिकुचाहिंगुलाश्चैलालवंगाःकट्फलास्त
था ॥ पाटलामुचुकुंदाश्चफलिन्योजघनेफलाः ॥२२॥ तालास्तमालाःसालाश्चकंकोलानागभद्रकाः ॥ पुन्नागाःपीलवःसाल्वकावैकर्पूरशाखि
नः ॥२३॥ अश्वकर्णाहस्तिकर्णास्तालपर्णाश्चदाडिमाः ॥ गणिकाबंधुजीवाश्चजंबीराश्चकुरंडकाः ॥ २४ ॥ चांपेयाबंधुजीवाश्चतथावैकनक
द्रुमाः ॥ कालागुरुद्रुमाश्चैवतथाचंदनपादपाः॥२५॥खर्जूरायूथिकास्तालपर्ण्यश्चैवतथेक्षवः ॥क्षीरवृक्षाश्चखदिराश्चिंचाभल्लातकास्तथा॥२६॥
रुचकाःकुटजावृक्षाबिल्ववृक्षास्तथैवच ॥ तुलसीनांवनान्येवंमल्लिकानांतथैवच ॥ २७ ॥

॥२२॥ ताल,तमाल, साल,कंकोल,नागभद्रक, पुन्नाग, पीलव, शाल्व,
सुमेरव ॥२१॥ लिकुचा,हिंगुल,एला,लवंग,कट्फल,पाटल,मुचुकुन्द,फलिनी,जघनेफला ॥२२॥ ताल,तमाल, साल,कंकोल,नागभद्रक, पुन्नाग, पीलव, शाल्व,
कर्पूरके वृक्ष ॥२३॥ अश्वकर्ण,हस्तिकर्ण,तालपर्ण,दाडिमी, गणिका, बंधुजीवक, जंभीरी, कुरंटक ॥२४॥ चांपेय,बंधुजीव, कनकद्रुम, कालागुरुवृक्ष, चन्दनवृक्ष
॥२५॥ खजूर, यूथिका,तालपर्णी, ईख,क्षीरवृक्ष, खैर,चिंचा, भल्लातक (भिलावा) ॥२६॥ रुचक,कुटज,बेलोंके वृक्ष, तुलसी और चमेलियोंके वन है ॥२७॥

इसप्रकार वृक्षोंके वन उपवनोंसे व्याप्त, अनेक बावडियोंसे सम्पन्न है ॥ २८ ॥ कोकिलके शब्द और भौरोंकी गुंजारसे व्याप्त है सब वृक्ष गोंदस्रावी और सुन्दर
छाया वाले हैं॥ २९॥वे वृक्ष अनेक ऋतुओंमें होनेवाले अनेक पक्षियोंसे सेवित अनेक रस बहानेवाली नदियोंके तटपर शोभित हैं ॥ ३० ॥ कबूतर तोतोंके समूह और
मैनाओंके पक्षोंकी पवन तथा हंसोंके पंखोंकी वायुसे जहांके वृक्ष बहुत चलायमान रहते हैं ॥ ३१ ॥ सुगन्धग्राही पवनसे वह वन पूरित होरहा है. इधर उधर हरिणि
योंके यूथ धावमान होरहे हैं ॥ ३२॥ मोरोंके समूह नृत्य करते मोरोंकी वाणी सब ओरसे होरही. इसप्रकार सुखदायक वाणीसे वह मधुस्रावी वन व्याप्त होरहा है
॥ ३३ ॥ कांसीके प्राकारके आगे ताम्रका परकोटा है जो चौकोन और सात योजन ऊंचा है ॥ ३४ ॥ इन दोनों परकोटोंके मध्यमें कल्पवृक्षोंके बगीचे हैं.

इत्यादितरुजातीनांवनान्युपवनानिच ॥ नानावापीशतैर्युक्तान्येवंसंतिधराधिप ॥ २८ ॥ कोकिलारावसंयुक्तागुंजद्भ्रमरभूषिताः ॥ निर्यास
स्राविणःसर्वेस्निग्धच्छायास्तरूत्तमाः ॥ २९॥ नानाऋतुभवावृक्षानानापक्षिसमाकुलाः ॥ नानारसस्राविणीभिर्नदीभिरतिशोभिताः ॥३०॥
पारावतशुकव्रातसारिकापक्षमारुतैः ॥ हंसपक्षसमुद्भूतवातव्रातैश्चलद्द्रुमम् ॥३१॥ सुगंधग्राहिपवनपूरितंतद्वनोत्तमम् ॥ सहितंहरिणीयूथैर्धाव
मानैरितस्ततः ॥ ३२ ॥ नृत्यद्बर्हिकदंबस्यकेकारावैःसुखप्रदैः ॥ नादितंतद्वनंदिव्यंमधुस्राविसमंततः॥ ३३ ॥ कांस्यसालादुत्तरेतुताम्रसालः
प्रकीर्तितः ॥ चतुरस्रसमाकारउन्नत्यासप्तयोजनः ॥ ३४ ॥ द्वयोस्तुसालयोर्मध्येसंप्रोक्ताकल्पवाटिका ॥ येषांतरूणांपुष्पाणिकांचनाभानि
भूमिप ॥ ३५ ॥ पत्राणिकांचनाभानिरत्नबीजफलानिच ॥ दशयोजनगंधोहिप्रसर्पतिसमंततः ॥ ३६ ॥ तद्वनंरक्षितंराजन्वसंतेनर्तुनानिश
म् ॥ पुष्पसिंहासनासीनःपुष्पच्छत्रविराजितः ॥ ३७ ॥ पुष्पभूषाभूषितश्चपुष्पासवविघूर्णितः ॥ मधुश्रीर्माधवश्रीश्चद्वेभार्येतस्यसंमते ॥
३८ ॥ क्रीडतःस्मेरवदनेसुमस्तबककंदुकैः ॥ अतीवरम्यंविपिनंमधुस्राविसमंततः ॥३९॥ दशयोजनपर्यंतंकुसुमामोदवायुना ॥ पूरितंदिव्य
गंधर्वैःसांगनैर्गानलोलुपैः ॥ ४० ॥ शोभितंतद्वनंदिव्यंमत्तकोकिलनादितम् ॥ वसंतलक्ष्मीसंयुक्तंकामिकामप्रवर्धनम् ॥ ४१ ॥

हे राजन्! जिन वृक्षोंके पुष्प सुवर्णके समान कांतिवाले हैं॥ ३५॥पत्र सुवर्णके समान बीजफल रत्नोंके समान हैं उनकी गंध सब ओरसे दशयोजन पर्यन्त जातीहै
॥३६॥वसन्तऋतु दिनरात उसकी रक्षा करता है हे राजन्! वह वसन्त पुष्पोंके सिंहासनपर आसीन, फूलोंके छत्रसे विराजित ॥ ३७ ॥ पुष्पोंके भूषणोंसे भूषित
पुष्पोंके आसवसे मदको प्राप्त मधुश्री माधवश्री दोभार्या॥ ३८॥स्मितमुखियोंके साथ कुसुमके गुच्छोंकी गेंदसे खेलताहुआ रहता है वह मधुस्रावीवन बहुतही मनोहर
है॥ ३९॥दशयोजनतक वायुद्वारा इसकी गंध जाती है और गंधके लोलुप अंगना साथ लिये गन्धर्वोंसे वह वन पूरित रहता है ॥ ४०॥ वह दिव्य वन मतवाले

कोकिलाओंके नादसे शोभित है,यह वसन्त लक्ष्मीसे संयुक्त कामियोंके कामको बढानेवाला है ॥ ४१ ॥ताम्र परकोटेके आगे सीसेका परकोटा है जो सातयोजन पर्यन्त
ऊंचा है॥ ४२॥हेराजन्!इनदोनो परकोटोंके मध्यमें सन्तानक वृक्षोंकी वाटिका है जिसके फलोंकी दशयोजनपर्यन्त गंध जाती है॥ ४३॥हिरण्यकी समान कान्तिमान्
जहांके फूल नित्य खिले रहतेहैं जिनके मधुर फल अमृतद्रवकी समानहैं ॥ ४४॥ हेराजन् ! उस वाटिकाका ग्रीष्मऋतु नायक है शुक्रश्री, शुचिश्री, यह दो भा
र्या इसको प्रियहैं ॥४५॥जहां सन्तापसे व्याकुल हुए लोक वृक्षोंके नीचे स्थित होते हैं, अनेक सिद्ध और देवता निवास करतेहैं॥४६॥चन्दनको अधिकतर
अंगमे लगाये पुष्पमाला धारे ताल पंखा हाथमें लिये जहां विलासिनियोंके समूह विचरते हैं॥४७॥हेराजन्!शीतल जलसेवियोंसे वह प्राकार शोभित है, शीशेके

ताम्रसालादुत्तरत्रसीससालःप्रकीर्तितः ॥ समुच्छ्रायःस्मृतोप्यस्यसप्तयोजनसंख्यया ॥ ४२॥ संतानवाटिकामध्येसालयोस्तुद्वयोर्नृप ॥ दश योजनगंधस्तुप्रसूनानांसमंततः ॥ ४३ ॥ हिरण्याभानिकुसुमान्युत्फुल्लानिनिरंतरम् ॥ अमृतद्रवसंयुक्तफलानिमधुराणिच ॥ ४४ ॥ ग्रीष्मर्तुर्नायकस्तस्यावाटिकायानृपोत्तम् ॥ शुक्रश्रीश्चशुचिश्रीश्चद्वेभार्येतस्यसंमते ॥ ४५ ॥ संतापत्रस्तलोकास्तुवृक्षमूलेषुसंस्थिताः ॥ नानासिद्धैःपरिवृतोनानादेवैःसमन्वितः ॥ ४६ ॥ विलासिनीनांवृंदैस्तुचंदनद्रवपंकिलैः ॥ पुष्पमालाभूषितैस्तुतालवृंतकरांबुजैः॥ ४७॥ प्राकारःशोभितोएजच्छीतलांबुनिषेविभिः ॥ सीससालादुत्तरत्राप्यारकूटमयःशुभः ॥ ४८ ॥ प्राकारोवर्ततेराजन्मुनियोजनदैर्घ्यवान् ॥ हरिचंदनवृक्षाणांवाटीमध्येतयोःस्मृता ॥ ४९ ॥ सालयोरधिनाथस्तुवर्षर्तुर्मेघवाहनः ॥ विद्युत्पिंगलनेत्रश्चजीमूतकवचःस्मृतः॥५० ॥ वज्रनिर्घोषमुखरश्चेंद्रधन्वासमंततः ॥ सहस्रशोवारिधारामुंचन्नास्तेगणावृतः ॥५१॥ नभःश्रीश्चनभस्यश्रीःस्वरस्यारस्यमालिनी ॥ अंबादुलानिरत्निश्चाभ्रमंतीमेघयंतिका ॥५२॥ वर्षयंतीचिबुणिकावारिधाराचसंमताः ॥ वर्षर्तौद्वादशप्रोक्ताःशक्तयोमदविह्वलाः ॥५३॥ नवपल्लववृक्षाश्चनवीनलतिकान्विताः ॥ हरितानितृणान्येववेष्टितायैर्धराऽखिला॥५४॥नदीनदप्रवाहाश्चप्रवहंतिचवेगतः॥सरांसिकलुषांबूनिरागिचित्तसमानिच॥५५॥

परकोटेके आगे पीतलका सुन्दर॥ ४८॥परकोटा सात योजन लम्बा विद्यमान है इन दोनोंके बीचमें हरिचंदन वृक्षकी वाटिका है ॥ ४९ ॥ इनका अधिपति
मेघवाहन वर्षाऋतु है जिसके बिजलीकी समान पिंगल नेत्र और मेघोंका कवच है॥५०॥ वज्रके शब्दकी समान शब्दायमान इन्द्र धनुष धारे सहस्रो वारिधारा
त्यागन करते गणोंसे युक्त शोभायमान है॥५१॥ नभश्री ( श्रावण ) नभस्यश्री ( भादौं ) स्वरस्या, रस्यमालिनी अम्बादुला निरत्नि भ्रमन्ती मेघयंतिका॥५२॥
वर्षयन्ती,चिबुणिका वारिधारा मदविह्वला यह वर्षाऋतुकी बारह शक्तियें कहीहैं॥५३॥नये पत्तेवाले वृक्ष और नवीन लतायें तथा हरित तृणोसे वहांकी धरा वेष्टि
तहै॥५४॥नदी नदोंका प्रवाह वेगसे चलायमान होताहै सरोवरोंमें कलुष हुए जल रागियोंके चित्तकी समान हैं ॥ ५५ ॥



वहां देवीके कर्म करनेवाले देवता सिद्धनिवास करते हैं,वापी कूप सरोवर जिन्होने देवीके अर्पण किये है ॥ ५६॥ वह गण यहां अंगनाओंके सहित निवास करते हैं,पीतलके आगे सातयोजनका बडा दीर्घ ॥५७॥ पंचलोहात्मक परकोटा है जिसके मध्यमें मंदारवाटिका है,जो अनेक पुष्पलताओंसे आकीर्ण अनेक पल्लवोंसे शोभित है॥५८॥जिसका अनामय अधिष्ठाता शरदऋतु है इषलक्ष्मी, ऊर्जलक्ष्मी दो उसकी भार्या हैं ॥५९॥ वहांअंगना और कुटुम्बके सहित अनेक सिद्ध निवास करते है पंचलोहात्मकसे आगे सात योजन दीर्घ ॥ ६० ॥ महाशृंगोंसे दीप्यमान रौप्य परकोटा है जहां पारिजात वृक्षोंमें गुच्छे लटक रहे हैं ॥ ६१ ॥ उसके फूलोंकी गंध दशयोजनतक फैलकर देवीके कर्मकारी भक्तोको प्रसन्न करती है ॥ ६२ ॥ उसका अधिपति महाउज्ज्वल हेमन्त ऋतु है जो अपने

वसंतिदेवाःसिद्धाश्चयेदेवीकर्मकारिणः ॥ वापीकूपतडागाश्चयेदेव्यर्थसमर्पिताः ॥ ५६ ॥ तेगणानिवसंत्यत्रसविलासाश्चसांगनाः ॥ आरकूटमयादग्रेसप्तयोजनदैर्घ्यवान् ॥ ५७ ॥ पंचलोहात्मकःसालोमध्येमंदारवाटिका ॥ नानापुष्पलताकीर्णानानापल्लवशोभिता ॥ ५८॥ अधिष्ठाताऽत्रसंप्रोक्तःशरहतुरनामयः ॥ इषलक्ष्मीरूर्जलक्ष्मीर्द्वेभार्येतस्यसंमते ॥ ५९ ॥ नानासिद्धावसंत्यत्रसांगनाःसपरिच्छदाः ॥ पंचलोहमयादग्रेसप्तयोजनदैर्घ्यवान् ॥६०॥ दीप्यमानोमहाशृंगैर्वर्ततेरौप्यसालकः ॥ पारिजाताटवीमध्येप्रसूनस्तबकान्विता ॥ ६१॥ दशयोजनगंधीनिकुसुमानिसमंततः ॥ मोदयंतिगणान्सर्वान्येदेवीकर्मकारिणः ॥६२॥ तत्राधिनाथःसंप्रोक्तोहेमंतर्तुर्महोज्ज्वलः॥ सगणःसायुधःसर्वान्रागिणोरंजयन्नपः ॥६३॥ सहश्रीश्चसहस्यश्रीर्द्वेभार्येतस्यसंमते ॥ वसंतितत्रसिद्धाश्चयेदेवीव्रतकारिणः ॥६४॥ रौप्यसालमयादग्रेसप्तयोजनदैर्घ्यवान् ॥ सौवर्णसालःसंप्रोक्तस्तप्तहाटककल्पितः ॥६५॥ मध्येकदंबवाटीतुपुष्पपल्लवशोभिता ॥ कदंबमदिराधाराःप्रवर्ततेसहस्रशः॥६६॥ याभिर्निपीतपीताभिर्निजानंदोनुभूयते ॥ तत्राधिनाथःसंप्रोक्तःशैशिरर्तुर्महोदयः ॥६७॥ तपःश्रीश्चतपस्यश्रीर्द्वेभार्येतस्यसंमते ॥ मोदमानःसहैताभ्यांवर्ततेशिशिराकृतिः ॥ ६८॥ नानाविलाससंयुक्तोनानागणसमावृतः ॥ निवसंतिमहासिद्धायेदेवीदानकारिणः ॥ ६९ ॥ नानाभोगसमुत्पन्नमहानंदसमन्विताः ॥ सांगनाःपरिवारैस्तुसंघशःपरिवारिताः ॥ ७० ॥

गण और आयुधोंसे सब रागियोंको प्रसन्न करता है ॥६३ ॥ सहश्री, सहस्यश्री, यह उसकी दो भार्या है देवीव्रतकरनेवाले सिद्ध वहां निवास करते है॥६४॥ चांदीके परकोटेके आगे सात योजनका दीर्घ सुवर्णका परकोटा हैं जो तपाये सुवर्णसे वना है ॥ ६५ ॥ उसके मध्यमें पुष्प पल्लव से शोभित कदंबवाटिका है जिनसे कदम्बके नदकी धारा सहस्रों प्रवृत्त होती हैं ॥ ६६ ॥ जिनके यथेष्टपानसे निजानंदकी प्राप्ति होती है उसका अधिपति शिशिर ऋतु कहा है ॥ ६७ ॥ तपश्री, तपस्यश्री यह दो उसकी भार्या हैं यह शिशिर आकृति उनके संग प्रसन्न हुआ निवास करता है ॥ ६८ ॥ अनेक विलाससे संयुक्त अनेक गणोके सहित वहां देवीके उद्देशसे दानकरनेवाले सिद्ध निवास करते हैं ॥ ६९ ॥ वे अनेक भोगोसे संयुक्त महानंदसे सम्पन्न स्त्री और परिवारके सहित

निवास करते हैं ॥ ७० ॥ सुवर्णके परकोटेके आगे सात योजनके विस्तारमें पुष्परागमणियोंका परकोटा है जो कुंकुमकी समान अरुण वर्ण ॥ ७१ ॥ वहांकी सब भूमि वन उपवन पुष्परागके हैं रत्नोंके वृक्ष और पुष्परागमणिकेही थांबले हैं॥ ७२॥ जिस रत्नका परकोटा उसीके वृक्ष हैं वनभू पक्षिगण सब रत्नोंहीके समान हैं ॥ ७३ ॥ मंडप मण्डपके स्तंभ सरोवर कमल जो कुछ उस प्राकारमें है वह सब उसीके समान हैं ॥ ७४ ॥ हे प्रभो ! यह रत्न परकोटेकी परिभाषा कही है, हे राजन् ! दूसरे परकोटोंसे यह तेजमें लाखगुणा है ॥ ७५ ॥ वहां प्रतिब्रह्माण्डवर्ती दिक्पाल निवास करते हैं अर्थात् प्रतिब्रह्माण्डवर्ती इन्द्रादि दिक्पा लोके व्यष्टि भूत जो नायक हैं समष्टिभूत जो इन्द्रादिक श्री भुवनेश्वरीयंत्र भूपुरमें पूजे जाते हैं वे वहां निवास करते हैं जो वरायुध लिये शोभित होते है॥ ७६ ॥

स्वर्णसालमयादग्रेमुनियोजनदैर्घ्यवान्॥ पुष्परागमयःसालःकुंकुमारुणविग्रहः॥ ७१॥ पुष्परागमयीभूमिर्वनान्युपवनानिच॥ रत्नवृक्षालवालाश्च पुष्परागमयाःस्मृताः ॥ ७२ ॥ प्राकारोयस्यरत्नस्यतद्रत्नरचिताद्रुमाः ॥ वनभूः पक्षिणश्चैवरत्नवर्णजलानिच ॥ ७३ ॥ मंडपामंडपस्तंभाःस रांसिकमलानिच ॥ प्राकारेतत्रयद्यत्स्यात्तत्सर्वंतत्समंभवेत् ॥७४॥ परिभाषेयमुद्दिष्टारत्नसालादिषुप्रभो ॥ तेजसास्याल्लक्षगुणःपूर्वसालात्प रोनृप ॥ ७५ ॥ दिक्पालानिवसंत्यत्रप्रतिब्रह्मांडवर्तिनाम् ॥ दिक्पालानांसमष्ट्यात्मरूपाःस्फूर्जद्वरायुधाः ॥ ७६ ॥ पूर्वाशायांसमुत्तुंगशृंगा पूरमरावती ॥ नानोपवनसंयुक्तामहेंद्रस्तत्रराजते ॥७७॥ स्वर्गशोभाचयास्वर्गेयावतीस्यात्ततोऽधिका ॥ समष्टिशतनेत्रस्यसहस्रगणतःस्मृता ॥ ७८ ॥ ऐरावतसमारूढोवज्रहस्तःप्रतापवान्॥ देवसेनापरिवृतोराजतेऽत्रशतक्रतुः॥७९॥ देवांगनागणयुताशचीतत्रविराजते॥ वह्निकोणेवह्नि पुरीवह्निपूःसदृशीनृप ॥ ८० ॥ स्वाहास्वधासमायुक्तोवह्निस्तत्रविराजते ॥ निजवाहनभूषाढ्योनिजदेवगणैर्वृतः ॥ ८१॥ याम्याशायांयम पुरीतत्रदंडधरोमहान् ॥ स्वभटैर्वेष्टितोराजन्चित्रगुप्तपुरोगमैः ॥ ८२ ॥

स्वर्गकी शोभा जो स्वर्गमे है उसकी पूर्वदिशामें ऊंचे शिखरवाली अमरावती शोभित होती है जो अनेक उपवनोंसे युक्त है वहां महेन्द्र विराजते है ॥ ७७ ॥ यह उससे अधिक है, समष्टि शतनेत्रसे सहस्रगुणा अधिक शोभित है ॥ ७८ ॥ वहां ऐरावतपर चढा वज्र हाथमे लिये महाप्रतापी देवताओंकी सेनासे युक्त इन्द्र विराजमान होता है ॥ ७९ ॥ देवांगनाओंके सहित वहां इन्द्राणी विराजमान होती है और अग्निकोणमें अग्निपुरीकी समान अग्निपुरी है ॥ ८० ॥ स्वाहा स्वधाके साथ वहां अग्नि विराजमान है अपने वाहन भूषणोंसे युक्त तथा अपने देवताओंसे शोभित है ॥ ८१ ॥ दक्षिण दिशामें यमपुरी है उसमे दंडधारी महान् अपने चित्रगुप्त आदि भटोंसे वेष्टित ॥ ८२ ॥

अपनी शक्तिसहित प्रकाशमान सूर्यपुत्र शोभा पाते हैं. नैर्ऋत्य दिशामें राक्षसोंकी पुरी राक्षसोंसे वेष्टित है॥८३॥जहां निर्ऋति खड्ग लिये अपनी शक्तिसहित शोभा पाताहै वरुणदिशामें पाशधारी प्रतापी वरुण राजाहै॥८४॥जो महामच्छपर चढे वारुणीमदसे विह्वल हुए अपनी शक्ति और जलजीवोंसे युक्त॥८५॥अपनी भार्यासे प्रसन्न हुए वरुण लोकमें निवास करते हैं वायुकोणमें वायुलोकहै जहाँ वायु विराजते हैं॥८६॥वह वायुसाधनमें सिद्ध हुए योगियोंसे परिवारित ध्वजा हाथमें लिये विशाललोचन मृगवाहनपर स्थित हैं॥८७॥मरुद्गणोंसे व्याप्त अपनी शक्तिसे समन्वित हैं. हे राजन्! उत्तरदिशामें महान् यक्षलोक है॥८८॥वहां वृद्धि ऋद्धि आदि शक्तियोंके सहित यक्षराज निवास करते है वहां तुन्दिलधननायक नौओं ऋद्धियोंसे सम्पन्न है ॥ ८९ ॥ मणिभद्र पूर्णभद्र मणिमान् मणिकंधर मणिभूषण,

निजशक्तियुतोभास्वत्तनयोस्तियमोमहान् ॥ नैर्ऋत्यांदिशिराक्षस्यांराक्षसैःपरिवारितः॥८३॥खड्गधारीस्फुरन्नास्तेनिर्ऋतिर्निजशक्तियुक् ॥ वारुण्यांवरुणोराजापाशधारीप्रतापवान् ॥८४॥ महाझषसमारूढोवारुणीमधुविह्वलः ॥ निजशक्तिसमायुक्तोनिजयादोगणान्वितः ॥८५ ॥ समास्तेवारुणेलोकेवरुणानीरताकुलः ॥ वायुकोणेवायुलोकोवायुस्तत्राधितिष्ठति ॥ ८६ ॥ वायुसाधनसंसिद्धयोगिभिःपरिवारितः ॥ ध्वजहस्तोविशालाक्षोमृगवाहनसंस्थितः ॥ ८७॥ मरुद्गणैःपरिवृतोनिजशक्तिसमन्वितः ॥ उत्तरस्यांदिशिमहान्यक्षलोकोस्तिभूमिप ॥ ८८ ॥ यक्षाधिराजस्तत्राऽऽस्तेवृद्धिऋद्ध्यादिशक्तिभिः ॥ नवभिर्निधिभिर्युक्तस्तुंदिलोधननायकः ॥ ८९ ॥ मणिभद्रःपूर्णभद्रोमणिमान्मणिकंधरः॥ मणिभूषोमणिस्रग्वीमणिकार्मुकधारकः ॥ ९० ॥ इत्यादियक्षसेनानीसहितोनिजशक्तियुक् ॥ ईशानकोणेसंप्रोक्तोरुद्रलोकोमहत्तरः ॥९१ ॥ अनर्घ्यरत्नखचितोयत्ररुद्रोऽधिदैवतम् ॥ मन्युमान्दीप्तनयनोबद्धपृष्ठमहेषुधिः ॥ ९२ ॥ स्फूर्जद्धनुर्वामहस्तोऽधिज्यधन्वभिरावृतः ॥ स्वसमानैरसंख्यातरुद्रैःशूलवरायुधैः ॥९३ ॥ विकृतास्यैःकरालास्यैर्वमद्वह्निभिरास्यतः ॥ दशहस्तैःशतकरैःसहस्रभुजसंयुतैः ॥९४ ॥ दशपादैर्दशग्रीवैस्त्रिनेत्रैरुग्रमूर्तिभिः ॥ अंतरिक्षचरायेचयेचभूमिचराःस्मृताः ॥ ९५॥ रुद्राध्यायेस्मृतारुद्रास्तैःसर्वैश्चसमावृतः ॥ रुद्राणीकोटिसहितोभद्रकाल्यादिमातृभिः ॥ ९६ ॥

मणिमालाधारी मणिकार्मुकधारी॥९०॥इत्यादि बड़ी यक्षसेना और अपनी शक्ति सहित विराजमान है. ईशानकोणमें महान् रुद्रलोक है ॥९१॥जो बडे मोलके रत्नोंसे रचित रुद्रदेवतायुक्त है वह मृत्युमान दीप्तनेत्र पुष्ट तरकसबांधे॥९२॥बॉयें हाथमें स्फुरायमानधनुष ज्यारोपण किये अपनी समान असंख्यात रुद्रोंसे संयुक्त जो शूल हाथमें लिये हैं॥९३॥विकृतमुख कराल मुख कोई मुखसे अग्नि वमन करते, किन्हीके दश किन्हीके सौ किन्हीके सहस्र हाथ॥९४॥दशपाद, दशशिर, तीननेत्र, उग्रमूर्तिवाले कोई अन्तरिक्ष और कोई भूमिमें विचरनेवाले ॥ ९५ ॥ जो रुद्राध्यायमें स्मरणकिये रुद्र है उन सबसे संयुक्त

वहां रुद्र विराजते हैं॥९७॥
कोटिरुद्राणी और भद्रकाली आदि माताओंसे संयुक्त॥९६॥अनेक शक्ति और डामरादि गणोंसे संयुक्त हे राजन् ! वीरभद्रादिके सहित वहां रुद्र विराजते हैं॥९७॥ मुण्डमालाधारी नागोंका कंकण पहरे नागको गलेमें डाले व्याघ्रचर्मका परिधान वस्त्र और ओढनेको गजचर्म ॥९८॥चिताभस्मको अंगमें लपेटे प्रमथादिगणोंसे सम्पन्न शब्दायमान डमरुओंसे दिशाओंको शब्दायमान करते ॥९९॥ अट्टहास और स्फोटशब्दोंसे आकाशको त्रासितकरनेवाले भूतसमूहोंसे युक्त भूतावास महेश्वर ॥१००॥ ईशान दिशाके अधिपति होनेसे ईशान नामवालेही हैं ॥१०१॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः॥१०॥ व्यासजी बोले पुष्परागमय परकोटेके आगे कुंकुमकी समान लालवर्ण पद्मराग मणियोंका परकोटा है वैसीही वहांकी भूमि है ॥१॥ वह दशयोजन दीर्घ गोपुर

नानाशक्तिसमाविष्टडामर्यादिगणावृतः ॥ वीरभद्रादिसहितोरुद्रोराजन्विराजते ॥ ९७ ॥ मुंडमालाधरोनागवलयोनागकंधरः ॥ व्याघ्रचर्मपरीधानोगजचर्मोत्तरीयकः ॥९८॥ चिताभस्मांगलिप्तांगःप्रमथादिगणावृतः ॥ निनदड्डमरुध्वानैर्बधिरीकृतदिङ्मुखः॥ ९९॥अट्टहासास्फोटशब्दैःसंत्रासितनभस्तलः ॥ भूतसंघसमाविष्टोभूतावासोमहेश्वरः ॥ १०० ॥ ईशानदिक्पतिःसोऽयंनाम्नाचेशानएवच ॥ १०१ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेद्वादशस्कंधेदशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ व्यासउवाच ॥ पुष्परागमयादग्रेकुंकुमारुणविग्रहः ॥ पद्मरागमयःमालोमध्येभूश्चैवतादृशी ॥ १ ॥ दशयोजनवान्दैर्घ्येगोपुरद्वारसंयुतः ॥ तन्मणिस्तंभसंयुक्तामंडपाःशतशोनृप ॥ २ ॥ मध्येभुविसमासीनाश्चतुःषष्टिमिताःकलाः ॥ नानायुधधरावीरारत्नभूषणभूषिताः ॥ ३ ॥ प्रत्येकलोकस्तासांतुतत्तल्लोकस्यनायकाः ॥ समंतात्पद्मरागस्यपरिवार्यस्थिताःसदा ॥ ४ ॥ स्वस्वलोकजनैर्जुष्टाःस्वस्ववाहनहेतिभिः ॥ तासांनामानिवक्ष्यामिशृणुत्वंजनमेजय ॥५॥ पिंगलाक्षीविशालाक्षीसमृद्धिवृद्धिरेवच॥श्रद्धास्वाहास्वधाभिख्यामायासंज्ञावसुंधरा॥६॥त्रिलोकधात्रीसावित्रीगायत्रीत्रिदशेश्वरी॥सुरूपाबहुरूपाचस्कंदमाताऽच्युतप्रिया ॥७॥ विमलाचामलातद्वदरुणीपुनरारुणी ॥ प्रकृतिर्विकृतिःसृष्टिःस्थितिःसंहृतिरेवच ॥ ८॥

द्वारसे संयुक्त है.हे राजन्! उसी मणिके स्तम्भवाले सैकड़ों स्तम्भ वहां है॥२॥मध्यभूमिमें अनेक आयुध लिये परम वीरा सुन्दरभूषण पहर चौंसठ कला निवास करती हैं॥३॥उनके प्रत्येक लोकोंमें उन उनके नायक निवास करते हैं,वह चारों ओरसे पद्मरागको घेरे हुए स्थित हैं॥४॥अपने अपने लोकके जन अपने वाहन और अस्त्रोंसे संपन्न हैं. हे जनमेजय! तुम सुनो मैं उनके नाम कहताहूं॥५॥ पिंगलाक्षी,विशालाक्षी,समृद्धि,वृद्धि, श्रद्धा,स्वाहा,स्वधा,अभिख्या,माया,संज्ञा,वसुन्धरा॥६॥लोकधात्री,सावित्री,गायत्री,त्रिदशेश्वरी,सुरूपा,बहुरूपा,स्कंदमाता, अच्युतप्रिया ॥७॥ विमला,अमला,अरुणी,पुनरारुणी,प्रकृति,विकृति,सृष्टि,स्थिति, संहृति ॥ ८ ॥

सन्ध्या, माता, सती, हंसी, मार्दिका, वज्रिका, देवमाता, भगवती, देवकी, कमलासना ॥९॥ चित्रमुखी, सप्तमुखी, अन्या, सुरासुरविमर्दिनी, लम्बोष्ठी, ऊर्ध्वकेशी बहुशीर्षा, वृकोदरी ॥१०॥ रथरेखा, शशिरेखा, गगनवेगा, पवनवेगा ॥ ११ ॥ अग्रेभुवनपाला, मदनातुरा, अनंगा, अनंगमथना, अनंगमेखला ॥ १२ ॥ अनंगकुसुमा, विश्वरूपा, सुरादिका, क्षयंकारी शक्ति, अक्षोभ्या ॥१३॥ सत्यवादिनी, बहुरूपा, शुचिव्रता, उदारा, वागीशी यह ६४ शक्ति हैं ॥१४॥ इनके यह सबका प्रकाशमान उज्ज्वल जिह्वा है अनेक मुखसे अग्नि निर्गत होती है हम सब जल पीजांय, अग्निका संहार करजांय॥१५॥ पवनको स्तंभित करदें, सब जगत्को

सन्ध्यामातासती हंसीमार्दिकावज्रिकापरा॥देवमाताभगवतीदेवकीकमलासना ॥९॥ त्रिमुखीसप्तमुख्यन्यासुरासुरविमर्दिनी ॥ लंबोष्ठीचोर्ध्वकेशीचबहुशीर्षावृकोदरी॥ १०॥ रथरेखाह्वयापश्चाच्छशिरेखातथापरा ॥ गगनवेगापवनवेगाचैवततःपरम् ॥११॥ अग्रेभुवनपालास्यात्तत्पश्चान्मदनातुरा ॥ अनंगानंगमथनातथैवानंगमेखला ॥१२ ॥ अनंगकुसुमापश्चाद्विश्वरूपासुरादिका ॥ क्षयंकरीभवेच्छक्तिरक्षोभ्याचततःपरम् ॥१३ ॥ सत्यवादिन्यथप्रोक्ताबहुरूपाशुचिव्रता ॥उदाराख्याचवागीशीचतुष्पष्टिमिताःस्मृताः ॥१४॥ ज्वलज्जिह्वाननाःसर्वावमंत्योवह्निमुल्वणम् ॥ जलंपिबामःसकलंसंहरामोविभावसुम् ॥ १५ ॥ पवनंस्तंभयामोद्यभक्षयामोऽखिलंजगत् ॥ इतिवाचंसंगिरंतेक्रोधसंरक्तलोचनाः ॥ १६ ॥ चापबाणधराःसर्वायुद्धायैवोत्सुकाःसदा ॥ दंष्ट्राकटकटारावैर्बधिरीकृतदिङ्मुखाः ॥ १७ ॥ पिंगोर्ध्वकेश्यःसंप्रोक्ताश्चापबाणकराःसदा ॥ शताक्षौहिणिकासेनाप्येकैकस्याःप्रकीर्तिता ॥ १८ ॥ एकैकशक्तेःसामर्थ्यंलक्षब्रह्मांडनाशने ॥ शताक्षौहिणिकासेनातादृशीनृपसत्तम ॥१९॥ किंनकुर्याज्जगत्यस्मिन्नशक्यंवक्तुमेवतत्॥ सर्वापियुद्धसामग्रीतस्मिन्सालेस्थितामुने ॥२०॥ रथानांगणनानास्तिहयानांकरिणांतथा ॥ शस्त्राणांगणनातद्वद्गणानांगणनातथा ॥२१॥ पद्मरागमयादग्रेगोमेदमणिनिर्मितः ॥ दशयोजनदैर्घ्येणप्राकारोवर्ततेमहान् ॥ २२ ॥

भक्षण करजांय, क्रोधसे लालनेत्र किये सब कोई यह वचन कहती है ॥ १६ ॥ सब चाप बाण धारण किये सदा युद्धको उत्सुक रहती हैं उनकी डाढोंके कटकट शब्दसे दिशा शब्दायमान होती है ॥१७॥ पीले और ऊर्ध्वकेशवाली धनुष बाण धारे एक एकके निकट सौ सौ अक्षौहिणी सेना है ॥१८॥ एक एक शक्तिमें लाख ब्रह्माण्ड नाश करनेकी सामर्थ्य है हे राजन्! वैसीही सौ अक्षौहिणीवाली सेना है ॥१९॥ यह इच्छा करनेसे इस जगत्में क्या नहीं करसकती सो कौन कह सकता है? हे मुने! उस प्राकारमें सब युद्धकी सामग्री स्थित है॥ २०॥ रथ, हाथी, घोड़े, शस्त्र, और गणोंकी गणना कौन कर सकता है॥ २१॥ पद्मराग परकोटेके

आगे गोमेदका परकोटा दशयोजनमें महान् वर्तमान है ॥२२॥ प्रकाशमान जपाके फूलकेसमान कान्तिमान् है मध्यकी भूमिभी वैसीहीहै वहांके वासी और भवन गोमेदसेही कल्पित है ॥२३॥ पक्षी, श्रेष्ठस्तंभ, बावडी, सरोवर यह कुंकुमकी समान रक्तवर्ण गोमेदसेही कल्पित हैं ॥२४॥ उसके मध्य महादेवीकी बत्तीसशक्ति है जो अनेक शस्त्रोंके प्रहारवाली गोमेदजटित भषण पहरे हैं ॥ २५॥ यह प्रत्येक लोकनिवासिनी चारों ओरसे घेरे हैं अर्थात् एक एक शक्तिकी दश दश अक्षौहिणी सेना है, उनसे युक्त एक एक लोक है इसप्रकार ३२ लोक उस परकोटेमें चिन्तामणि घरको चारों ओरसे घेरकर स्थित है. हे राजन्! गोमेदके परकोटेमे पिशाच मुखा॥२६॥उस शक्तिलोकनिवासियों द्वारा वे चक्रधारिणी पूजित होती हैं क्रोधसे लालनेत्र किये छेदन भेदन करो दहनकरो॥२७॥इसप्रकार वचनको

भास्वज्जपाप्रसूनाभोमध्यभूस्तस्यतादृशी ॥ गोमेदकल्पितान्येवतद्वासिसदनानिच ॥ २३ ॥ पक्षिणःस्तंभवर्याश्चवृक्षावाप्यःसरांसिच ॥ गोमेदकल्पिताएवकुंकुमारुणविग्रहाः ॥२४॥ तन्मध्यस्थामहादेव्योद्वात्रिंशच्छक्तयःस्मृताः ॥ नानाशस्त्रप्रहरणागोमेदमणिभूषिताः ॥२५॥ प्रत्येकलोकवासिन्यःपरिवार्यसमंततः ॥ गोमेदसालेसन्नद्धापिशाचवदनानृप ॥ २६॥ स्वलोकवासिभिर्नित्यंपूजिताश्चक्रबाहवः ॥ क्रोधरक्तेक्षणाभिंधिपचच्छिंधिदहेतिच ॥२७ ॥ वदंतिसततंवाचंयुद्धोत्सुकहृदंतराः ॥ एकैकस्यामहाशक्तेर्दशाक्षौहिणिकामता ॥ २८ ॥ सेनातत्राप्येकशक्तिर्लक्षब्रह्मांडनाशिनी ॥ तादृशीनांमहासेनावर्णनीयाकथंनृप ॥ २९ ॥ रथानांनैवगणनावाहनानांतथैवच ॥ सर्वयुद्धसमारंभस्तत्रदेव्याविराजते ॥ ३० ॥ तासांनामानिवक्ष्यामिपापनाशकराणिच ॥ विद्याह्रीपुष्टयःप्रज्ञासिनीवालीकुहूस्तथा ॥ ३१ ॥ रुद्रावीर्याप्रभानंदापोषिणीऋद्धिदाशुभा ॥ कालरात्रिर्महारात्रिर्भद्रकालीकपर्दिनी ॥ ३२ ॥ विकृतिर्दंडिमुण्डिन्यौसेंदुखंडाशिखंडिनी ॥ निशुंभशुंभमथिनीमहिषासुरमर्दिनी ॥ ३३ ॥ इन्द्राणीचैवरुद्राणीशंकरार्धशरीरिणी ॥ नारीनारायणीचैवत्रिशूलिन्यपिपालिनी ॥ ३४ ॥

युद्धमें उत्कट हो उच्चारण करती हैं एक एक महाशक्तिके पास-दश दश अक्षौहिणी सेना है॥२८॥उनमें एक एक शक्ति लाख लाख ब्रह्माण्ड नाश करसकती है, फिर उस महासेनाके वर्णनकीतो कथाही क्या है॥२९॥ रथ वाहनकी गणनाही नहीं है वहां देवीके सब युद्धका आरंभ विराजमान है॥३०॥ पापनाशक उनके नाम कहता हूं सुनो—विद्या, ह्री, पुष्टि, प्रज्ञा, सिनीवाली, कुहू ॥३१॥ रुद्रवीर्या, प्रभा, नंदा, पोषिणी, ऋद्धिदा, शुभा, कालरात्रि, महारात्रि, भद्रकाली, कपर्दिनी, ॥ ३२ ॥ विकृति, दंडिनी, मुंडिनी, सेन्दुखण्डा, शिखण्डिनी, निशुंभशुंभमंथिनी, महिषासुरमर्दिनी ॥३३॥ इन्द्राणी, रुद्राणी, शंकरार्धशरीरिणी, नारी, नारायणी

त्रिशूलिनी, पालिनी॥ ३४॥अम्बिका,ह्लादिनी यह शक्तिये हैं,जो यह देवी क्रोध करें तो ब्रह्माण्डनाश करदे ॥ ३५॥ इनकी कभी कहीं पराजय नहीं है.गोमेदपर कोटके आगे हीरेका प्राकार है॥ ३६॥यह दशयोजन ऊंचा गोपुरद्वार सम्पन्न है,इसमे शृंखलाबद्ध किवाँड लगे हैं नवीन वृक्षोसे कान्तिमान् है ॥ ३७ ॥ इसपर कोटके मध्यकी भूमि हीरेमय है घर गली, बडे मार्ग ॥ ३८ ॥ वृक्ष, वेल,तरु और पक्षीभी वैसेही रंगके हैं दीर्घिकासमूह बावडी तालाव कूप है ॥ ३९ ॥ वहां श्रीभुवनेश्वरीकी दासी निवास करती है.एक परिचारिकाकी लाख लाख दासी सेवा करती हैं ॥४०॥ कोई तालका पंखा कोई प्याला हाथमें लिये कोई बडे गर्वसे

अंबिकाह्लादिनीपश्चादित्येवंशक्तयःस्मृताः ॥ यद्येताःकुपितादेव्यस्तदाब्रह्मांडनाशनम् ॥ ३५ ॥ पराजयोनचैतासांकदाचित्कचिदस्तिहि ॥ गोमेदकमयादग्रेसद्वज्रमणिनिर्मितः ॥ ३६ ॥ दशयोजनतुंगोऽसौगोपुरद्वारसंयुतः ॥ कपाटशृंखलाबद्धोनववृक्षसमुज्ज्वलः ॥ ३७ ॥ सालस्तन्मध्यभूम्यादिसर्वंहीरमयंस्मृतम् ॥ गृहाणिवीथयोरथ्यामहामार्गांगणानिच ॥ ३८ ॥ वृक्षालवालतरवःसारंगाअपिताहशाः ॥ दीर्घिकाश्रेणयोवाप्यस्तडागाःकूपसंयुताः ॥ ३९ ॥ तत्रश्रीभुवनेश्वर्यांवसंतिपरिचारिकाः ॥ एकैकालक्षदासीभिःसेवितामदगर्विताः ॥४०॥ तालवृंतधराःकाश्चिच्चषकाढ्यकरांबुजाः ॥ काश्चित्तांबूलपात्राणिधारयंत्योऽतिगर्विताः ॥ ४१ ॥ काश्चित्तच्छत्रधारिण्यश्चामराणांविधारिकाः ॥ नानावस्त्रधराःकाश्चित्काश्चित्पुष्पकरांबुजाः ॥ ४२ ॥ नानादर्शकराःकाश्चित्काश्चित्कुंकुमलेपनम् ॥ धारयंत्यःकज्जलंचसिंदूरचषकंपराः ॥ ॥४३॥ काश्चिच्चित्रकनिर्मात्र्यःपादसंवाहनेरताः ॥ काश्चित्तुभूषाकारिण्योनानाभूषाधराःपराः ॥ ४४ ॥ पुष्पभूषणनिर्मात्र्यःपुष्पशृङ्गारकारिकाः ॥ नानाविलासचतुराबह्व्यएवंविधाःपराः ॥ ४५ ॥ निबद्धपरिधानीयायुवत्यःसकलाअपि ॥ देवीकृपालेशवशात्तुच्छीकृतजगत्रयाः ॥४६॥ एतादूत्यःस्मृतादेव्यःशृङ्गारमदगर्विताः ॥ तासांनामानिवक्ष्यामिशृणुमेनृपसत्तम ॥४७॥ अनंगरूपाप्रथमाप्यनंगमदनापरा ॥ तृतीयातुततःप्रोक्तासुंदरीमदनातुरा ॥ ४८ ॥

ताम्बल पात्र हाथमे लिये है॥ ४१॥कोई छत्र चामरधारे कोई अनेक वस्त्र और पुष्प कमल धारे है॥ ४२॥कोई अनेक दर्पण लिये कोई कुंकुम लेपन लगाये कोई कज्जल सिन्दूर और पानपात्र लिये हैं॥ ४३॥कोई चित्र बनानेमें तत्पर कोई पादसंवाहनमें रत कोई गहने बनानेवाली कोई अनेक भूषण धारे॥ ४४॥कोई पुष्पोंके भूषणबनानेवाली कोई फूलोंका शृंगार करनेवाली इसप्रकार अनेक विलासोंमें चतुर अनेक हैं॥ ४५॥सब कमर कसे सबही युवती हैं,देवीकी कृपादृष्टिके कारण तीनों लोकको तुच्छ मानती हैं॥ ४६॥जो शृंगारमदसे गर्वित देवीकी दूती हैं, हे राजन् ! मैं उनके नाम कहता हूं सुनो ॥ ४७ ॥ अनंगरूपा, अनंगमदना, सुन्दरी,

मदनातुरा ॥ ४८ ॥ भुवनवेगा, भुवनपालिका, सर्वशिशिरा, अनंगवेदना, अनंगमेखला ॥ ४९ ॥ यह बिजलीकी समान अंगवाली शब्दायमान मेखलावाली चरणोके मंजीरकी ध्वनिवाली बाहर भीतर इधर उधर चलती हुई ॥ ५० ॥ बिजलीकी समान सब इधर उधर धावमान होती शोभा पाती हैं यह वेत्रधारिणी सब कार्योंमें कुशल हैं ॥ ५१ ॥ प्राकारकी आठो दिशाओमे प्राकारके बाहर अनेक वाहन और शस्त्रसहित इनके महल विराजते हैं ॥ ५२ ॥ वज्रके परकोटेके आगे वैदूर्य मणिका परकोटा है यह दशयोजन ऊंचा गोपुर और द्वारसे भूषित है ॥ ५३ ॥ वहांकी सब भूमि और घर वैदूर्यमय हैं गली छोटी बडी और महामार्ग सब वैदूर्यके निर्मित हैं ॥ ५४ ॥ बावडी कूप सरोवर नदियोंके किनारे तथा बालुका वैदूर्य मणिकी बनी है ॥ ५५ ॥ उसकी आठों दिशाओमें सब

ततोभुवनवेगास्यात्तथाभुवनपालिका ॥ स्यात्सर्वशिशिरानंगवेदनानंगमेखला ॥ ४९ ॥ विद्युद्दामसमानांग्यः क्वणत्कांचीगुणान्विताः ॥ रणन्मंजीरचरणाबहिरंतरितस्ततः ॥ ५० ॥ धावमानास्तुशोभंतेसर्वाविद्युल्लतोपमाः ॥ कुशलाःसर्वकार्येषुवेत्रहस्ताःसमंततः ॥५१ ॥ अष्टदिक्षुतथैतासांप्राकाराद्बहिरेवच ॥ सदनानिविराजंतेनानावाहनहेतिभिः॥ ५२॥ वज्रसालादग्रभागेसालोवैदूर्यनिर्मितः ॥ दशयोजनतुंगोऽसौ गोपुरद्वारभूषितः ॥ ५३ ॥ वैदूर्यभूमिःसर्वापिगृहाणिविविधानिच ॥ वीथ्योरथ्यामहामार्गाःसर्वेवैदूर्यनिर्मिताः ॥ ५४ ॥ वापीकूपतडागाश्च स्रवंतीनांतटानिच ॥ वालुकाचैवसर्वाऽपिवैदूर्यमणिनिर्मिता ॥ ५५ ॥ तत्राष्टदिक्षुपरितोब्राह्म्यादीनांचमंडलम् ॥ निजैर्गणैःपरिवृतंभ्राजतेनृपसत्तम॥५६॥प्रतिब्रह्मांडमातॄणांताःसमष्टयईरिताः ॥ ब्राह्मीमाहेश्वरीचैवकौमारीवैष्णवीतथा॥५७॥वाराहीचतथेंद्राणीचामुंडाःसप्तमातरः॥ अष्टमीतुमहालक्ष्मीर्नाम्नाप्रोक्तास्तुमातरः॥५८॥ ब्रह्मरुद्रादिदेवानांसमाकारास्तुताःस्मृताः ॥ जगत्कल्याणकारिण्यःस्वस्वसेनासमावृताः॥ ॥५९॥तत्सालस्यचतुर्द्वार्षुवाहनानिमहेशितुः॥सज्जानिनृपतेसंतिसालंकारगणिनित्यशः॥६०॥दंतिनःकोटिशोवाहाःकोटिशःशिबिकास्तथा॥ हंसाःसिंहाश्वगरुडामयूरावृषभास्तथा ॥६१॥ तैर्युक्ताःस्यंदनास्तद्वत्कोटिशोनृपनंदन ॥ पार्ष्णिग्राहसमायुक्ताध्वजैराकाशचुंबिनः ॥ ६२ ॥

ओर ब्राह्मी आदिका मंडल है. हे राजन् ! यह अपने गणोंके सहित शोभित होती हैं ॥ ५६ ॥ यह प्रत्येकब्रह्माण्डकी माताओकी समष्टिरूप हैं. ब्राह्मी, माहेश्वरी कौमारी, वैष्णवी ॥ ५७ ॥ वाराही, इन्द्राणी, चामुण्डा, यह सात मातायें हैं आठवीं महालक्ष्मी नामक माता है ॥ ५८॥ यह ब्रह्मा रुद्रादि देवताओंके समान आकारवाली है यह जगत्की कल्याण कारिणी अपनी अपनी सेनाके सहित है ॥ ५९ ॥ हे राजन् ! इस परकोटेके चारों द्वारमें भवानीके अलंकार धारण किये वाहन सदा शोभा पाते है ॥ ६० ॥ कोटिशः हाथी, घोडे, पालकी, हंस, गरुड, मयूर, वृषभ ॥ ६१ ॥ हे राजन् ! इनके सहित कोटिशः रथ पार्ष्णिग्राहसे युक्तहैं जिनकी ध्वजायें आकाश चुम्बन करती है ॥ ६२ ॥

अनेक चिह्नोंसे युक्त कोटिशः विमान अनेकबाजे और महाध्वजासे सम्पन्नहैं॥६३॥वैदूर्यप्राकारसे आगे दशयोजन ऊंचा इन्द्रनीलमणिका परकोटा है ॥६४॥ उसके मध्यकी पृथ्वी छोटी बडी गली,महामार्ग,बावडी,कूप, सरोवर सब इसीमणिकेबने हैं॥६५॥उसमें कईयोजनके विस्तारमें एक कमल है जिसकी सोलह कली सुदर्शन चक्रके समान प्रकाशित है॥६६॥वहां सोलह शक्तियोंके अनेक प्रकारके स्थान हैं, वह सब सामग्रीसे युक्त वहां निवास करती हैं॥६७॥हे राजन्! उनके नाम कहता हूं सुनो कराली, विकराली, उमा, सरस्वती ॥६८॥ श्री, दुर्गा, उषा, लक्ष्मी, श्रुति, स्मृति, धृति,श्रद्धा, मेधा, मति,कांति,आर्या यह सोलह शक्ति

कोटिशस्तुविमानानिनानाचिह्नान्वितानिच॥ नानावादित्रयुक्तानिमहाध्वजयुतानिच ॥ ६३ ॥ वैदूर्यमणिसालस्याप्यग्रेसालःपरःस्मृतः ॥ दशयोजनतुंगोऽसाविंद्रनीलाश्मनिर्मितः ॥६४॥ तन्मध्यभूस्तथावीथ्योमहामार्गागृहाणिच॥ वापीकूपतडागाश्चसर्वेतन्मणिनिर्मिताः॥६५॥ तत्रपद्मतुसंप्रोक्तंबहुयोजनविस्तृतम् ॥ षोडशारंदीप्यमानंसुदर्शनमिवापरम् ॥ ६६ ॥ तत्रषोडशशक्तीनांस्थानानिविविधानिच ॥ सर्वोप स्करयुक्तानिसमृद्धानिवसंतिहि ॥ ६७॥ तासांनामानिवक्ष्यामिशृणुमेनृपसत्तम ॥ करालीविकरालीचतथोमाचसरस्वती॥ ६८॥ श्रीदुर्गोषा तथालक्ष्मीःश्रुतिश्चैवस्मृतिर्धृतिः ॥ श्रद्धामेधामतिःकांतिरार्याषोडशशक्तयः ॥ ६९ ॥ नीलजीमूतसंकाशाःकरवालकरांबुजाः ॥ समाः खेटकधारिण्योयुद्धोपक्रांतमानसाः ॥७०॥ सेनान्यःसकलाएताःश्रीदेव्याजगदीशितुः ॥ प्रतिब्रह्मांडसंस्थानांशक्तीनांनायिकाःस्मृताः॥७१॥ ब्रह्मांडक्षोभकारिण्योदेवीशक्त्युपबृंहिताः ॥ नानारथसमारूढानानाशक्तिभिरन्विताः ॥ ७२ ॥ एतत्पराक्रमंवक्तुंसहस्रास्योऽपिनक्षमः ॥ इंद्रनीलमहासालादग्रेतुबहुविस्तृतः ॥ ७३॥ मुक्ताप्राकारउदितोदशयोजनदैर्घ्यवान् ॥ मध्यभूःपूर्ववत्प्रोक्तातन्मध्येऽष्टदलांबुजम् ॥ ७४ ॥

हैं॥६९॥ यह नीलमेघके समान वर्णवाली हाथमें तलवार लिये, समा खेटक धारिणी युद्धमें मन लगाये ॥ ७० ॥ श्रीजगदीश्वरी देवीकी यह सब सेनानायिकाहैं यह प्रति ब्रह्माण्डमें स्थित शक्तियोंकी अधीश्वरी है॥७१॥यह ब्रह्माण्डको क्षुभित करनेवाली देवीकी शक्तिसे सम्पन्न हैं अनेक रथोंमें आरूढ अनेक शक्तियोंसे युक्त है ॥७२॥इनका पराक्रम कहनेको शेषभी समर्थ नहीं है इन्द्रनील प्राकारके आगे बडे विस्तारमें ॥ ७३॥ दशयोजन दीर्घमोतियोंका परकोटा है मध्यकी भूमि

भी मोतियोंकी है उसके आगे बडा आठदलका कमल है ॥ ७४ ॥ जो मुक्तामणिके समूहोंसे आकीर्ण बहुत केशरवाला है वहां देवीके समान आकारवाली देवी केसे आयुध धारे ॥ ७५ ॥ जगत्की वार्ताको प्रबोध करनेवाली आठ मंत्र कर्त्री हैं वह देवीके समान भोगवाली उसकी चेष्टाओंकी ज्ञाता पंडिता है ॥७६॥ सब कार्यमें कुशल स्वामिकार्यमें परायण हैं वे देवीका अभिप्रायजाननेवाली चतुर अति सुन्दरी है ॥ ७७ ॥ प्रतिब्रह्माण्डवर्ती अनेक शक्तियोंसे युक्त हैं. वह अपनी ज्ञानशक्तिसे प्राणियोंके समाचारको जानती है ॥ ७८ ॥ हे राजन्! सुनो मै उनके नाम कहता हूं, अनंगकुसुमातुरा ॥ ७९ ॥ अनंगमदना, अनंगमदनातुरा,

मुक्तामणिगणाकीर्णविस्तृतंतुसकेसरम् ॥ तत्रदेवीसमाकारादेव्यायुधधराःसदा ॥ ७५ ॥ संप्रोक्ताअष्टमंत्रिण्योजगद्वार्ताप्रबोधिकाः ॥ देवी समानभोगास्ताइंगितज्ञास्तुपंडिताः ॥ ७६ ॥ कुशलाःसर्वकार्येषुस्वामिकार्यपरायणाः ॥ देव्यभिप्रायबोध्यस्ताश्चतुराअतिसुंदराः ॥७७॥ नानाशक्तिसमायुक्ताःप्रतिब्रह्मांडवर्तिनाम् ॥ प्राणिनांताःसमाचारंज्ञानशक्त्याविदंतिच ॥ ७८॥ तासांनामानिवक्ष्यामिमत्तःशृणुनृपोत्तम ॥ अनंगकुसुमाप्रोक्ताप्यनंगकुसुमातुरा ॥ ७९ ॥ अनंगमदनातद्वदनंगमदनातुरा ॥ भुवनपालागगनवेगाचैवततःपरम् ॥ ८० ॥ शशिरेखाचग गनरेखाचैवततःपरम् ॥ पाशांकुशवराभीतिधराअरुणविग्रहाः ॥ ८१ ॥ विश्वसंबंधिनींवार्तांबोधयंतिप्रतिक्षणम् ॥ मुक्तासालादग्रभागेम हामारकतोपरः ॥ ८२ ॥ सालोत्तमःसमुद्दिष्टोदशयोजनदैर्घ्यवान् ॥ नानासौभाग्यसंयुक्तोनानाभोगसमन्वितः ॥ ८३ ॥ मध्यभूस्तादृशी प्रोक्तासदनानितथैवच ॥ षट्कोणमत्रविस्तीर्णंकोणस्थादेवताःशृणु ॥ ८४ ॥ पूर्वकोणेचतुर्वक्त्रोगायत्रीसहितोविधिः ॥ कुंडिकाक्षगुणाभी तिदंडायुधधरःपरः ॥ ८५ ॥ तदायुधधरादेवीगायत्रीपरदेवता ॥ वेदाःसर्वेमूर्तिमंतःशास्त्राणिविविधानिच ॥ ८६ ॥

भुवनपाला, गगनवेगा ॥ ८० ॥ शशिरेखा, गगनरेखा, यह सब पाश अंकुश वर अभयधारे अरुणशरीर है ॥ ८१ ॥ प्रतिक्षण संसार सम्बंधिनी वार्ताको बोधन करती है मुक्ताप्राकारके आगे महामरकत मणिका परकोटा है ॥ ८२ ॥ वह परमोत्तम दशयोजन दीर्घ है अनेक सौभाग्य और भोगसे युक्त है ॥ ८३ ॥ मध्यकी भूमि और घरभी महामरकतमणिके है इसमें षट्कोणकी विस्तीर्ण रचना है उसके कोणमें स्थित देवता सुनो ॥ ८४ ॥ पूर्वकोणमें गायत्रीके सहित चतु मुख ब्रह्मा है जो कमंडलु अक्षमाला अक्षसूत्र अभय और दंड आयुध धारे हैं ॥८५॥ वही आयुध धारे परदेवता गायत्री है मूर्तिमान सबवेद अनेक शास्त्र॥८६॥

स्मृति और पुराण सब मूर्तिमान है, जो ब्रह्मविग्रह, ब्रह्मावतार गायत्रीविग्रह ॥ ८७ ॥ व्याहृतियोंके विग्रह हैं, वे सदा वहां निवास करते हैं नैर्ऋत्यकोणमें शंख, चक्र, गदा, पद्म हाथमें लिये ॥ ८८ ॥ सावित्री और उसी प्रकार महाविष्णु वर्तते है, जो विष्णुके मत्स्य कूर्मादि विग्रह है ॥ ८९ ॥ और जो सावित्रीके विग्रह हैं वे सब वहां निवास करते है वायुकोणमे परशु अक्षमाला अभयवरसे युक्त ॥ ९० ॥ महारुद्र वर्तते हैं वैसेही उनके साथ सरस्वती है जो दक्षिणा मूर्ति आदि रुद्रके विग्रह है ॥ ९१ ॥ तथा जो गौरीभेद है वे सब वहां निवास करते है चौंसठ आगम तथा जो दूसरे आगम है ॥ ९२ ॥ वे सब मूर्तिमान्

स्मृतयश्चपुराणानिमूर्तिमंतिवसंतिहि ॥ येब्रह्मविग्रहाःसंतिगायत्रीविग्रहाश्चये ॥ ८७ ॥ व्याहृतीनांविग्रहाश्चतेनित्यंतत्रसंतिहि ॥ रक्षःकोणेशंखचक्रगदांबुजकरांबुजा ॥८८॥ सावित्रीवर्ततेतत्रमहाविष्णुश्चतादृशः॥येविष्णुविग्रहाःसंतिमत्स्यकूर्मादयोखिलाः॥८९॥ सावित्रीविग्रहायेच तेसर्वेतत्रसंतिहि ॥ वायुकोणेपरश्वक्षमालाभयवरान्वितः ॥ ९० ॥ महारुद्रोवर्ततेऽत्रसरस्वत्यपितादृशी ॥ येयेतुरुद्रभेदाःस्युर्दक्षिणास्यादयो नृप ॥ ९१॥ गौरीभेदाश्चयेसर्वेतेतत्रनिवसंतिहि ॥ चतुःषष्ट्यागमायेचयेचान्येप्यागमाःस्मृताः ॥ ९२ ॥ तेसर्वेमूर्तिमंतश्चतत्रवैनिवसंतिहि॥ अग्निकोणेरत्नकुंभंतथामणिकरंडकम् ॥९३॥ दधानोनिजहस्ताभ्यांकुबेरोधनदायकः ॥ नानावीथीसमायुक्तोमहालक्ष्मीसमन्वितः ॥ ९४ ॥ देव्यानिधिपतिस्त्वास्तेस्वगुणैःपरिवेष्टितः ॥ वारुणेतुमहाकोणेमदनोरतिसंयुतः ॥ ९५ ॥ पाशांकुशधनुर्बाणधरोनित्यंविराजते ॥ शृंगारा मूर्तिमंतस्तुतत्रसन्निहिताःसदा ॥ ९६ ॥ ईशानकोणेविघ्नेशोनित्यंपुष्टिसमन्वितः ॥ पाशांकुशधरोवीरोविघ्नहर्ताविराजते ॥ ९७ ॥ विभूतयो गणेशस्ययायाःसंतिनृपोत्तम ॥ ताःसर्वानिवसंत्यत्रमहैश्वर्यसमन्विताः ॥ ९८ ॥ प्रतिब्रह्मांडसंस्थानांब्रह्मादीनांसमष्टयः ॥ एतेब्रह्मादयःप्रोक्ताःसेवंतेजगदीश्वरीम् ॥ ९९ ॥

होकर वहां निवास करते हैं. अग्निकोणमें रत्नकुंड तथा मणिकरंडक ॥ ९३ ॥ अपने हाथमें धारण किये धननायक कुबेर अनेक वीथी और महालक्ष्मीके सहित ॥ ९४ ॥ अपने गुणोंसे युक्त देवीका निधिपति स्थित है. पश्चिमके महाकोणमें कामदेव रतिके सहित ॥ ९५ ॥ पाश अंकुश धनुर्बाण लिये नित्य विराजमान होता है सब शृंगार मूर्तिमान् होकर वहां स्थित हैं ॥ ९६ ॥ ईशान कोणमें विघ्नेश नित्य पुष्टिसहित पाश अंकुश धारे वीरवेष विघ्नहरता विराजमान होते हैं ॥ ९७ ॥ हे राजन् ! जो जो गणेशकी विभूति हैं वह महा ऐश्वर्यसहित वहां निवास करती हैं ॥ ९८ ॥ प्रतिब्रह्माण्डमें रहनेवाले ब्रह्मादिकी समष्टि है वे सब

ब्रह्मादिक परमेश्वरीका सेवन करते है॥ ९९ ॥ महामरकतमणिके परकोटेके आगे शतयोजनका दीर्घ कुंकुमकीसमान रक्तवर्ण मूँगोंका परकोटाहै॥ १०० ॥ उसके मध्यकी भूमि तथा स्थान भी मूँगोंकेहै उसके मध्यमें पॉच भूतोंकी पांच स्वामिनी है॥ १ ॥ हल्लेखा, गगना, रक्ता, करालिका, महोच्छुष्मा यह पांच भूतोंकी समान कांतिवालीहैं ॥ २ ॥ पाश अंकुश वर अभय धारण किये मितभूषण पहरे देवीके समान वेष धारे नवयौवनसे गर्वित वहां निवास करती हैं॥ ३ ॥ हे राजन् ! प्रवालपरकोटेके आगे बहुत योजनके विस्तारमें नवरत्नका परकोटा है ॥ ४ ॥ वहां पूर्वआम्नाय पश्चिम आम्नाय दक्षिणआम्नाय उत्तर ऊर्ध्व आम्नाय देवियोंके बहुत स्थान हैं वहांके तडाग सरोवरभी नवर त्नोंकेही हैं ॥ ५ ॥ श्रीदेवीके अवतार पाशांकुशेश्वरी, भुवनेश्वरी, भैरवी, कपालभुवनेश्वरी, अंकुशभुवनेश्वरी, प्रसादभुवनेश्वरी, क्रोधभुवनेश्वरी, त्रिपुटा,

महामारकतस्याग्रेशतयोजनदैर्घ्यवान् ॥ प्रवालशालोस्त्यपरःकुंकुमारुणविग्रहः ॥ १०० ॥ मध्यभूस्तादृशीप्रोक्तासदनानिचपूर्ववत् ॥ तन्मध्येपंचभूतानांस्वामिन्यःपंचसंतिच ॥ १ ॥ हल्लेखागगनारक्ताचतुर्थीतुकरालिका ॥ महोच्छुष्मापंचमीचपंचभूतसमप्रभाः ॥ २ ॥ पाशांकुशवराभीतिधारिण्योमितभूषणाः ॥ देवीसमानवेषाढ्यानवयौवनगर्विताः ॥ ३ ॥ प्रवालशालादग्रेतुनवरत्नविनिर्मितः ॥ बहुयोजनविस्तीर्णोमहाशालोऽस्तिभूमिप ॥ ४ ॥ तत्रचाम्नायदेवीनांसदनानिबहून्यपि ॥ नवरत्नमयान्येवतडागाश्चसरांसिच ॥ ५ ॥ श्रीदेव्यायेऽवताराःस्युस्तेतत्रनिवसंतिहि ॥ महाविद्यामहाभेदाःसंतितत्रैवभूमिप ॥ ६ ॥ निजावरणदेवीभिर्निजभूषणवाहनैः ॥ सर्वदेव्योविराजंतेकोटिसूर्यसमप्रभाः ॥ ७ ॥ सप्तकोटिमहामंत्रदेवताःसंतितत्रहि ॥ नवरत्नमयादग्रेचिंतामणिगृहंमहत् ॥ ८ ॥ तत्रत्यंवस्तुमात्रंतुचिंतामणिविनिर्मितम् ॥ सूर्योद्गारोपलैस्तद्वच्चंद्रोद्गारोपलैस्तथा ॥ ९ ॥ विद्युत्प्रभोपलैःस्तंभाःकल्पितास्तुसहस्रशः ॥ येषांप्रभाभिरंतस्थंवस्तुकिंचिन्नदृश्यते ॥ ११० ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणे द्वादशस्कंधे एकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ व्यासउवाच ॥ तदेवदेवीसदनंमध्यभागेविराजते ॥ सहस्रस्तंभसंयुक्ताश्चत्वारस्तेषुमंडपाः ॥ १ ॥

अश्वारूढा, नित्य क्लिन्ना, अन्नपूर्णा, त्वरिता आदि वहां निवास करते है ॥ ६ ॥ काली, तारा, षोडशी, भैरवी, मातंगी आदि दशों महाविद्या वहां निवास करती है. अपने आवरणकी देवियों द्वारा अपने भूषण वाहनोंके सहित कोटिसूर्यकी कान्तिवाली सब देवी विराजमान होती है ॥ ७ ॥ वहीं सात कोटि महा मंत्रोंके देवता निवास करते हैं. नवरत्नमय स्थानोंसे आगे चिन्तामणिनिर्मित बडा घर है॥ ८ ॥ वहांकी सम्पूर्ण वस्तु चिंतामणिकी बनी हुई हैं. सूर्यके समान कान्ति फैलानेवाले चन्द्रसमान कान्ति फैलानेवाले ॥ ९ ॥ तथा विद्युतसमान कान्तिप्रकाश करनेवाले रत्नोके वहां सहस्रों स्तंभ है. जिनकी कान्तिसे वहांकी कोई वस्तु दिखाई नहीं देती॥ ११० ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायामेकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ छ ॥ व्यासजी बोले यही मध्यभागमे देवीका स्थान विराजमान है. जो सहस्र स्तंभ

संयुक्त है उसमें चार मंडप हैं ॥ १॥ एक शृंगारमंडप, दूसरा मुक्तिमंडप,तीसरा ज्ञानमंडप, ॥२॥ चौथा एकान्तमंडप है.यह अनेक वितानोंसे संयुक्त और अनेक धूपोंसे धूपित है ॥३॥यह मंडप कोटिसूर्यके समान कांतिमान है उन मंडपोंके सब ओर केसरकी वाटी॥४॥मल्लिका,कुंद यह तीन वाटी लगी है जहां असंख्यात गंधमृग मदसे पूरित तथा मदस्रवन करते विचरते हैं॥५॥आगे उनके महापद्मोंकी अटवी,रत्नसोपाननिर्मित विराजमान हैं,जो सुधारससे पूर्ण हैं जिनपर मधुके लोभसे भौरे गुंजारते हैं ॥६॥हंस कारंडवोंसे युक्त किनारे सुगंधसे पूर्ण हैं.उन वाटिकाओंकी गंधसे मणिद्वीप सुवासित रहता है ॥७ ॥ शृंगारमंडपमें देविये सुन्दर स्वरसे गानकरती हैं.उस मंडपके मध्य देवी सिंहासनपर स्थित है पूर्वोक्त देवता सभासद हैं ॥८॥ मुक्तिमंडपमें स्थितहो सब ब्रह्माण्डके भक्तोंको मुक्त करती है तीसरेमंडपमे

शृंगारमंडपश्चैकोमुक्तिमंडपएवच ॥ ज्ञानमंडपसंज्ञस्तुतृतीयःपरिकीर्तितः॥२॥ एकांतमंडपश्चैवचतुर्थःपरिकीर्तितः॥नानावितानसंयुक्तानाना धूपैस्तुधूपिताः॥३॥ कोटिसूर्यसमाःकांत्याभ्राजंतेमंडपाःशुभाः ॥तन्मंडपानांपरितःकाश्मीरवनिकास्मृता ॥४॥ मल्लिकाकुंदवनिकायत्रपुष्क लकाःस्थिताः ॥ असंख्यातामृगमदैःपूरितास्तत्स्रवानृप॥५॥ महापद्माटवीतद्वद्रत्नसोपाननिर्मिता ॥ सुधारसेनसंपूर्णागुंजन्मत्तमधुव्रता ॥६॥ हंसकारंडवाकीर्णागंधपूरितदिक्तटा॥वनिकानांसुगंधैस्तुमणिद्वीपंसुवासितम् ॥७॥शृंगारमंडपेदेव्योगायंतिविविधैःस्वरैः॥सभासदोदेववशाम ध्येश्रीजगदंबिका॥८॥ मुक्तिमंडपमध्येतुमोचयत्यनिशंशिवा ॥ज्ञानोपदेशंकुरुतेतृतीयेनृपमंडपे॥९॥ चतुर्थमंडपेचैवजगद्रक्षाविचिंतनम्॥मं त्रिणीसहितानित्यंकरोतिजगदंबिका॥१०॥ चिंतामणिगृहेराजञ्छक्तितत्त्वात्मकैःपरैः ॥ सोपानैर्दशभिर्युक्तोमंचकोप्यधिराजते ॥११॥ ब्रह्मा विष्णुश्चरुद्रश्चईश्वरश्चसदाशिवः ॥ एतेमंचखुराःप्रोक्ताःफलकस्तुसदाशिवः ॥ १२ ॥ तस्योपरिमहादेवोभुवनेशोविराजते ॥ यादेवीनिजली लार्थंद्विधाभूताबभूवह ॥ १३ ॥

अपने भक्तोंको ज्ञान उपदेश करती है.जो निजब्रह्मरूप विषयक ज्ञान है ॥९॥ चौथेमंडपमें स्थितहो मंत्रिणियोंके सहित जगत्‌रक्षाका विचार करती है॥१०॥ हे राजन् ! चिन्तामणिमन्दिरम शक्तितत्त्वात्मक दशसोपानोंसे युक्त एक सिंहासन है,निवृत्ति आदि पांच कला, बिन्दुकला, नादशक्ति,सदापूर्वा शिवप्रकृति इनही मूल प्रकृति भुवनेश्वरीके दशतत्त्वोंसे दशसोपानयुक्त मंच निर्मित है ॥ ११ ॥ ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र, ईश्वर, यह चार इस मंचके पायेस्वरूप हैं और सदाशिव फलकस्थानी हैं ॥ १२॥ इसके ऊपर भुवनेश महादेव विराजते हैं जो भुवनेश्वरी अपनी लीलाके निमित्त द्विधाभूत होती है. उसका दक्षिणभाग यह भुवनेश्वर है

एकही साम्यावस्थामें स्थित मायाशबलब्रह्मरूपिणी भगवती भुवनेश्वरी भुवनेश्वररूपसे प्रादुर्भूत हुई है ॥ १३ ॥ सृष्टिकी आदिमें होकर यह महेश्वर उसका अर्धांग
है कन्दर्पदर्पके नाशनेमें उद्यत कोटि कन्दर्पके समान सुन्दर ॥ १४ ॥ पंचमुख तीननेत्र मणिभूषणोंसे भूषित हारिण, अभय, परशु, वर अपनी भुजाओंमें धारण
किये ॥ १५ ॥ षोडश वर्षकी अवस्थावाले वह सर्वेश्वरदेव है, कोटि सूर्यके समान कान्तिमान् कोटिचन्द्रके समान शीतल ॥ १६ ॥ शुद्ध स्फटिक मणिके समान
कान्तिमान् तीननेत्र शीतलद्युति जिनके बाईं ओर श्रीभुवनेश्वरी स्थित हैं ॥ १७ ॥ नवरत्न समूहोंसे व्याप्त कांचीमेखलासे विराजित तपे सुवर्णसे बने और जडे
वैदूर्य अंगदकी भूषणवाली ॥१८॥ सुवर्णका दीप्यमान श्रीचक्र तदाकारके जो ताटंक कर्णभूषणोंसे जिनका मुख सुन्दर होरहाहै और ललाटकी कांतिके ऐश्वर्यसे

सृष्ट्यादौतुसएवायंतदर्धांगोमहेश्वरः ॥ कंदर्पदर्पनाशोद्यत्कोटिकंदर्पसुंदरः ॥ १४ ॥ पंचवक्त्रस्त्रिनेत्रश्चमणिभूषणभूषितः ॥ हरिणाभीतिपरशू
न्वरंचनिजबाहुभिः ॥ १५ ॥ दधानःषोडशाब्दोऽसौदेवःसर्वेश्वरोमहान् ॥ कोटिसूर्यप्रतीकाशश्चंद्रकोटिसुशीतलः ॥ १६ ॥ शुद्धस्फटिकसं
काशस्त्रिनेत्रःशीतलद्युतिः ॥ वामांकेसन्निषण्णाऽस्यदेवीश्रीभुवनेश्वरी ॥१७ ॥ नवरत्नगणाकीर्णकांचीदामविराजिता ॥ तप्तकांचनसन्नद्धवैदू
र्यांगदभूषणा ॥ १८ ॥ कनच्छ्रीचक्रताटंकविटंकवदनांबुजा ॥ ललाटकांतिविभवविजितार्धसुधाकरा ॥ १९ ॥ बिंबकांतितिरस्कारिरदच्छ
दविराजिता ॥ लसत्कुंकुमकस्तूरीतिलकोद्भासितानना ॥ २० ॥ दिव्यचूडामणिस्फारचंचच्चंद्रकसूर्यका ॥ उद्यत्कविसमस्वच्छनासाभरण
भासुरा ॥ २१ ॥ चिंताकलंबितस्वच्छमुक्तागुच्छविराजिता ॥ पाटीरपंककर्पूरकुंकुमालंकृतस्तनी॥२२॥ विचित्रविविधाकल्पाकंबुसंकाशकं
धरा॥दाडिमीफलबीजाभदंतपंक्तिविराजिता॥२३॥ अनर्घ्यरत्नघटितमुकुटांचितमस्तका ॥ मत्तालिमालाविलसदलकाढ्यमुखांबुजा ॥२४॥

जिसने अर्धचन्द्रको जय करलिया ॥ १९ ॥ विम्बकांतिको तिरस्कार करनेवाले जो ओष्ठपुट तिससे विराजमान श्रेष्ठ कुंकुम कस्तूरीके तिलकसे प्रकाश
मुखवाली॥२०॥दिव्य चूडामणि शिरोभूषणमे चन्द्र सूर्यनामक भूषणोंसे सम्पन्न उदित शुक्रके समान नासाभूषणसे संयुक्त॥२१॥चिन्तानामक कंठभूषणमें लम्बाय
मान स्वच्छ मोतियोंके गुच्छेसे विराजित पाटीरपंक, कर्पूर और कुंकुमसे अलंकृत स्तनवाली ॥ २२ ॥ विचित्र अनेक प्रकारके कल्पवाली, शंखके समान गर्दन
दाडिमी फलके बीजके समान कान्तिमान दांतोंकी पंक्तिसे विराजित ॥ २३ ॥ बडे रत्नोंके मूल्यसे बने मुकुटसे जिनका मस्तक शोभित, मत्तभ्रमरमालासी
जिनके मुखकी अलकावली शोभित होरही है ॥ २४ ॥

श्यामतासे निर्मुक्त शरच्चन्द्रके कान्तिकी समान मुखवाली गंगाके आवर्तकी समान गभीर नाभिसे शोभित ॥ २५ ॥ माणिक्य जडी अँगुठीसे शोभायमान, कमल दलकी समान आकारवाले तीन नेत्रोंसे सुन्दर ॥ २६ ॥ शाणपर धरे महाराग पद्मरागमणिके समान उज्ज्वल कांतिवाली रत्नोंकी किंकिणी और रत्नोके कंकणसे शोभित ॥ २७ ॥ मणि मोतियोंकी मालामें विद्यमान अमूल्य पदक पंक्तिसे शोभित और रत्नांगुलियों अर्थात् मुद्रिकाके रत्नोंकी निकली कान्तिसे जिनके कर शोभित होरहे हैं ॥ २८ ॥ कंचुकीमें गुम्फित अनेक रत्नोंकी विस्तृत कांतिसे शोभित, मल्लिकाकी सुगन्धिवाला जो धम्मिल्ल ( केशपाश ) उसमें स्थित मल्लिका मालापर भ्रमण करते हुए भ्रमरसमूहसे युक्त ॥ २९ ॥ गोल निबिड ( सघन ) ऊंचे कुचभारसे आलसको प्राप्त शिवा भवानी वर, पाश, अंकुश

कलंककार्श्यनिर्मुक्तशरच्चंद्रनिभानना ॥ जाह्नवीसलिलावर्तशोभिनाभिविभूषिता ॥ २५ ॥ माणिक्यशकलाबद्धमुद्रिकांगुलिभूषिता ॥ पुंडरीकदलाकारनयनत्रयसुंदरी ॥ २६ ॥ कल्पिताच्छमहारागपद्मरागोज्ज्वलप्रभा ॥ रत्नकिंकिणिकायुक्तरत्नकंकणशोभिता ॥ २७ ॥ मणिमुक्तासरापारलसत्पदकसंततिः ॥ रत्नांगुलिप्रविततप्रभाजाललसत्करा ॥ २८ ॥ कंचुकीगुंफितापारनानारत्नततिद्युतिः ॥ मल्लिकामोदिधम्मिल्लमल्लिकालिसरावृता ॥ २९ ॥ सुवृत्तनिबिडोत्तुंगकुचभारालसाशिवा ॥ वरपाशांकुशाभीतिलसद्बाहुचतुष्टया ॥ ३० ॥ सर्वशृंगारवेषाढ्यासुकुमारांगवल्लरी ॥ सौंदर्यधारासर्वस्वानिर्व्याजकरुणामयी ॥ ३१ ॥ निजसंलापमाधुर्यविनिर्भर्त्सितकच्छपी ॥ कोटिकोटिरवींदूनां कांतियाबिभ्रतीपरा ॥ ३२ ॥ नानासखीभिर्दासीभिस्तथादेवांगनादिभिः ॥ सर्वाभिर्देवताभिस्तुसमंतात्परिवेष्टिता ॥३३॥ इच्छाशक्त्याज्ञानशक्त्याक्रियाशक्त्यासमन्विता ॥ लज्जातुष्टिस्तथापुष्टिःकीर्तिःकांतिःक्षमादया॥ ३४॥बुद्धिर्मेधास्मृतिर्लक्ष्मीर्मूर्तिमत्योंगनाःस्मृताः ॥ जयाचविजयाचैवाप्यजिताचापराजिता ॥३५॥ नित्याविलासिनीदोग्ध्रीत्वघोरामंगलानवा ॥ पीठशक्तयएतास्तुसेवंतेयांपरांबिकाम् ॥ ३६ ॥

अभयसे जिनकी चारोंभुजा शोभायमान हैं ॥ ३० ॥ सब शृंगार वेषसे सम्पन्न सुकुमार अंगवाली, सौन्दर्य धाराकी सर्वस्वरूप विना हेतुकेही करुणावाली॥ ३१ ॥ अपने संलापकी माधुरीनादसे वीणाको लज्जित करनेवाले कोटि कोटि चन्द्र सूर्यकी कांति धारण करनेवाली ॥ ३२ ॥ अनेक सखी, दासी, देवांगना तथा सब देवताओंसे चारों ओर वेष्टित ॥ ३३ ॥ इच्छा शक्ति, ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्तिसे युक्त लज्जा, पुष्टि, तुष्टि, कीर्ति, कांति, क्षमा, दया ॥ ३४ ॥ बुद्धि, मेधा, स्मृति, लक्ष्मी यह सब मूर्तिमान् अंगनायें स्थित है. जया विजया, अजिता, अपराजिता ॥ ३५ ॥ नित्या, विलासिनी, दोग्ध्री, अघोरा, मंगला, नवा यह पीठशक्तियें हैं, जो परा अम्बिकाका सेवनकरती हैं ॥ ३६ ॥

जिसके पार्श्वभागमें शंख और पद्मक निधियें विद्यमान हैं जिनसे नवरत्न और कांचनस्रावी नदी वहन करती हैं, ॥ ३७ ॥ तथा सातधातुकी वहानेवाली नदियें निधियोंसे निर्गत होती हैं. हे राजन् ! वह सब सुधासागर पर्यन्त वहती हैं ॥ ३८ ॥ वह महेशानी देवी उनके वामअंकमें विराजमान हैं इन्हींके संगसे महेशको सर्वेशत्व प्राप्त है इसमें अन्यथा नहीं ॥ ३९ ॥ हे राजन् ! इस चिन्तामणिगृहका प्रमाण सुनो सहस्रयोजनके आयाम ( विस्तारोंमें ) हैं ॥ ४० ॥ उसके उत्तर महापरकोटे लम्बावमें उससे दूने हैं. यह अन्तरिक्षमें स्थित निराधारमे विराजमान हैं ॥ ४१ ॥ यह निरन्तर संकुचित और विकसित होसकता है यह कार्यवश

यस्यास्तुपार्श्वभागेस्तोनिधीतौशंखपद्मकौ ॥ नवरत्नवहानद्यस्तथावैकांचनस्रवाः ॥३७॥ सप्तधातुवहानद्योनिधिभ्यांतुविनिर्गताः ॥ सुधासिंध्वंतगामिन्यस्ताःसर्वानृपसत्तम ॥ ३८॥ सादेवीभुवनेशानीतद्वामांकेविराजते ॥ सर्वेशत्वंमहेशस्ययत्संगादेवनान्यथा ॥३९॥ चिंतामणिगृहस्याऽस्यप्रमाणंशृणुभूमिप ॥ सहस्रयोजनायामंमहांतस्तत्प्रचक्षते ॥ ४० ॥ तदुत्तरेमहाशालाःपूर्वस्माद्द्विगुणाःस्मृताः ॥ अंतरिक्षगतंत्वेतन्निराधारंविराजते ॥ ४१॥ संकोचश्चविकाशश्चजायतेऽस्यनिरंतरम् ॥ पटवत्कार्यवशतःप्रलयेसर्जनेतथा ॥ ४२ ॥ शालानांचैवसर्वेषांसर्वकांतिपरावधि ॥ चिंतामणिगृहंप्रोक्तंयत्रदेवीमहोमयी ॥ ४३ ॥ येयेउपासकाःसंतिप्रतिब्रह्मांडवर्तिनः ॥ देवेषुनागलोकेषुमनुष्येष्वितरेषुच ॥ ४४ ॥ श्रीदेव्यास्तेचसर्वेपिव्रजंत्यत्रैवभूमिप ॥ देवीक्षेत्रेयेत्यजंतिप्राणान्देव्यर्चनेरताः ॥ ४५ ॥ तेसर्वेयांतितत्रैवयत्रदेवीमहोत्सवा ॥ घृतकुल्यादुग्धकुल्यादधिकुल्यामधुस्रवाः ॥ ४६ ॥ स्यंदंतिसरितःसर्वास्तथामृतवहाःपराः ॥ द्राक्षारसवहाःकाश्चिज्जंबूरसवहाःपराः ॥ ४७ ॥ आम्रेक्षुरसवाहिन्योनद्यस्तास्तुसहस्रशः ॥ मनोरथफलावृक्षावाप्यःकूपास्तथैवच ॥ ४८ ॥

सृष्टिकी आदिमें पटवत् फैलता और प्रलयमे संकुचित होजाता है ॥ ४२ ॥ सब परकोटोंकी कान्तिकी यह चिन्तामणि मन्दिर परम अवधि है, जहां महाप्रभावा देवी निवास करती है ॥ ४३ ॥ प्रतिब्रह्माण्डके रहनेवाले जो जो उपासक है. देवलोक नागलोक तथा मनुष्यलोकमे हैं ॥ ४४ ॥ हे राजन् ! वह सब यहीं श्रीदेवीके निकट प्राप्त होते है. जो देवीके पूजनमें तत्पर देवीके क्षेत्रमें प्राणत्यागन करते हैं ॥ ४५ ॥ वह सब वहीं जाते है जहां देवीका महोत्सव है, वहाँ घृत कुल्या मधुकुल्या दधिकुल्या मधुकी बहाने वाली हे ॥ ४६ ॥ सब नदी अमृतकी वहानेवाली हैं, कोई द्राक्षारस कोई जम्बूरस बहानेवाली है ॥ ४७ ॥ आम ईखके रसवाली सहस्रों नदियां है, मनोरथ फलनेवाले वृक्ष बावडी और कूप हैं ॥ ४८ ॥

जो यथेष्ट पान फलके देनेवाले हैं, जिनमें कुछ भी न्यूनता नहीं होती, रोग पलित और जरा नहीं होती ॥ ४९ ॥ चिन्ता मात्सर्य काम क्रोधादिक नहीं हैं, सहस्र सूर्यके समान कान्तिमान् वहांके पुरुष स्त्रीसहित सदा युवा रहते हैं ॥ ५० ॥ वह श्रीभुवनेश्वरीका नित्य भजन करते हैं, कोई सालोक्य कोई सामीप्य मुक्तिको प्राप्तहुए ॥ ५१ ॥ कोई सारूप्य और कोई सार्ष्टि मुक्तिको प्राप्तहुए हैं, प्रतिब्रह्माण्डवर्ती वहां जितने देवता हैं ॥ ५२ ॥ वहां उनकी समष्टि सब श्रीजगदीश्वरीकी सेवा करते हैं, वहां सातकरोड महामंत्र मूर्तिमान् होकर उपासना करते हैं॥५३॥ और सब महाविद्या साम्यावस्थामें स्थित शिवा, कारण ब्रह्मरूपा, मायासे शबल विग्रहवालीकी उपासना करते हैं ॥५४॥ हे राजन् ! यह मैंने आपसे मणिद्वीपका महाप्रभाव, कहा चन्द्र सूर्य बिजली कोटियों अग्नि यह॥५५॥

यथेष्टपानफलदानन्यूनंकिंचिदस्तिहि ॥ नरोगपलितंवापिजरावापिकदाचन ॥ ४९ ॥ नचिंतानचमात्सर्यंकामक्रोधादिकंतथा ॥ सर्वेयुवानःसस्त्रीकाःसहस्रादित्यवर्चसः ॥ ५० ॥ भजंतिसततंदेवींतत्रश्रीभुवनेश्वरीम् ॥ केचित्सलोकतापन्नाःकेचित्सामीप्यतांगताः ॥ ५१ ॥ सरूपतांगताःकेचित्सार्ष्टितांचपरेगताः ॥ यायास्तुदेवतास्तत्रप्रतिब्रह्मांडवर्तिनाम् ॥ ५२ ॥ समष्टयःस्थितास्तास्तुसेवंतेजगदीश्वरीम् ॥ सप्तकोटिमहामंत्रामूर्तिमंतउपासते ॥ ५३ ॥ महाविद्याश्चसकलाःसाम्यावस्थात्मिकांशिवाम् ॥ कारणब्रह्मरूपांतांमायाशबलविग्रहाम् ॥ ५४ ॥ इत्थंराजन्मयाप्रोक्तंमणिद्वीपंमहत्तरम् ॥ नसूर्यचंद्रौनोविद्युत्कोटयोग्निस्तथैवच ॥ ५५ ॥ एतस्यभासाकोटयंशकोटयंशेनापितेसमाः ॥ क्वचिद्विद्रुमसंकाशंक्वचिन्मरकतच्छवि ॥ ५६ ॥ विद्युद्भानुसमच्छायंमध्यसूर्यसमंक्वचित् ॥ विद्युत्कोटिमहाधारासारकांतिततंक्वचित् ॥ ५७ ॥ क्वचित्सिंदूरनीलेंद्रंमाणिक्यसदृशच्छवि ॥ हीरसारमहागर्भधगद्धगितदिक्तटम् ॥ ५८ ॥ कांत्यादावानलसमंतप्तकांचनसन्निभम् ॥ क्वचिच्चंद्रोपलोद्गारंसूर्योद्गारंचकुत्रचित् ॥ ५९ ॥ रत्नशृंगिसमायुक्तंरत्नप्राकारगोपुरम् ॥ रत्नपत्रैरत्नफलैर्वृक्षैश्चपरिमंडितम् ॥ ६० ॥ नृत्यन्मयूरसंघैश्चकपोतरणितोज्ज्वलम् ॥ कोकिलाकाकलीलापैःशुकलापैश्चशोभितम् ॥ ६१ ॥

इस कान्तिके कोटि अंशके कोटि अंशमें भी नहीं हैं कहीं मूँगेकी समान कहीं मरकतकीछवि॥५६॥कहीं विद्युत्सूर्यके समान कहीं मध्याह्न सूर्यके समान कहीं कोटि विद्युत्की समान महाधारासारकान्ति॥५७॥कहीं सिन्दूरनील इन्द्र माणिक्यके समान छवि, कहीं हीरेकी समान कान्ति चारों ओर फैलतीहै और ॥५८॥ कहीं कान्तिमें दावानलकी समान तत्ते किये सुवर्णकी समान कहीं चन्द्रकांत कहीं सूर्यकान्तमणि॥५९॥ रत्न शिखरोंसे युक्त रत्नके प्राकार और गोपुर सम्पन्न रत्नपत्र और रत्न फलवाले वृक्षोंसे मंडित ॥६०॥ मयूरोंके समूहोंके नृत्य और कपोतोंके शब्दोंसे शब्दायमान कोकिला काकली और तोतोंके आलापसे शोभित॥६१॥

मनोहर रमणीय जलके लक्षो सरोवर, उनके मध्यभागमे रत्नोंके कमल खिले हुए ॥ ६२ ॥ चारों ओर सौ योजन तक सुगन्धि व्याप्त होरही. मंदमारुतसे जहांके
वृक्ष चलायमान होरहे ॥ ६३ ॥ चिन्तामणिके समूहोंकी ज्योति आकाशमें फैल रही उनमें रत्नोंकी कांतियोंसे सब ओर प्रकाश होरहा है ॥ ६४ ॥ वृक्षोंके
समूहोंकी महा गंधसे युक्त पवनसे पूर्ण हे राजन् ! सब स्थान धूपोंसे धूपित और मणिदीपोंसे समुज्ज्वल हैं॥ ६५॥ मणियोंके जालके छिद्रोंमें चंचल दीपोंकी कान्ति
निकलकर गृह मध्यके दर्पणोंमें पडकर एक अपूर्व मोहजनक कान्तिधारण करती है ॥ ६६ ॥ सम्पूर्ण ऐश्वर्य सम्पूर्ण शृंगार सब सर्वज्ञता सम्पूर्ण तेज ॥ ६७ ॥
सब पराक्रम, सर्वोत्तम गुण और सम्पूर्ण दयाकी यहां संप्राप्ति है. हे राजन् ! ॥ ६८ ॥ राजाके आनंदसे प्रारंभकर ब्रह्मलोकपर्यन्त जो आनंद हैं वे सब आनंद
सुरम्यरमणीयांबुलक्षावधिसरोवृतम् ॥ तन्मध्यभागविलसद्विकचद्रत्नपंकजैः ॥ ६२ ॥ सुगंधिभिःसमंतात्तुवासितंशतयोजनम् ॥ मंदमारु
तसंभिन्नचलद्द्रुमसमाकुलम् ॥ ६३ ॥ चिंतामणिसमूहानांज्योतिषावितताम्बरम् ॥ रत्नप्रभाभिरभितोधगद्धगितदिक्तटम् ॥ ६४ ॥
वृक्षव्रातमहागंधवातव्रातसुपूरितम् ॥ धूपधूपायितंराजन्मणिदीपायुतोज्ज्वलम् ॥ ६५ ॥ मणिजालकसच्छिद्रतरलोदरकान्तिभिः ॥
दिङ्मोहजनकंचैतद्दर्पणोदरसंयुतम् ॥ ६६ ॥ ऐश्वर्यस्यसमग्रस्यशृंगारस्याखिलस्यच ॥ सर्वज्ञतायाःसर्वायास्तेजसश्चाखिलस्यच॥६७॥
पराक्रमस्यसर्वस्यसर्वोत्तमगुणस्यच ॥ सकलायादयायाश्चसमाप्तिरिहभूपते ॥ ६८॥ राज्ञआनंदमारभ्यब्रह्मलोकांतभूमिषु ॥ आनंदाये
स्थिताःसर्वेतेऽत्रैवांतर्भवंतिहि ॥ ६९ ॥ इतितेवर्णितंराजन्मणिद्वीपंमहत्तरम् ॥ महादेव्याःपरंस्थानंसर्वलोकोत्तमोत्तमम् ॥ ७० ॥
एतस्यस्मरणात्सद्यःसर्वपापंविनश्यति ॥ प्राणोत्क्रमणसंधौतुस्मृत्वातत्रैवगच्छति ॥ ७१ ॥ अध्यायपंचकंत्वेतत्पठेन्नित्यंसमाहितः ॥
भूतप्रेतपिशाचादिबाधातत्रभवेन्नहि ॥७२॥ नवीनगृहनिर्माणेवास्तुयागेतथैवच ॥ पठितव्यंप्रयत्नेनकल्याणंतेनजायते ॥७३॥ इतिश्रीदेवीभाग
वतेमहापुराणेद्वादशस्कंधेद्वादशोऽध्यायः॥१२॥व्यासउवाच॥इतितेकथितंभूपयद्यत्पृष्टंत्वयाऽनघ॥ नारायणेनयत्प्रोक्तंनारदायमहात्मने॥१॥
यहां है ॥६९॥ हे राजन् । यह आपसे मणिद्वीपका महत्व कहा यह महादेवीका परमस्थान सब लोकोंसे उत्तमोत्तम है ॥ ७० ॥ इसके स्मरणमात्रसे सब पाप नष्ट होते हैं,
प्राण प्रयाणके समय इसको स्मरण करनेसे प्राणी मणिद्वीपमेंही गमन करता है॥ ७१ ॥ जो सावधान हो आठवें अध्यायसे बारह अध्यायतक पांच अध्याय नित्य सुनता
है उसको भूत प्रेत पिशाचादिकी बाधा नहीं होती ॥ ७२ ॥ नवीन गृहके निर्माणमें वास्तुयोगमें प्रयत्नसे इसको पढै तो कल्याण मंगल होता है ॥ ७३ ॥ इति
श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कन्धे भाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! जो जो आपने पूँछा सो सब तुमसे कहा जो कुछ

नारायणने महात्मा नारदसे कहा था ॥ १ ॥ इस महादेवीके परम अद्भुत पुराणको श्रवण कर यह प्राणी कृतकृत्य और देवीका प्रिय होता है ॥ २ ॥ हे राजन् ! अब अपने पिताके उद्धारके निमित्त अम्बायज्ञ कीजिये जिसके विनाकिये पिताकी सुगति न होनेके कारण तुम खिन्न हो रहे हो ॥ ३ ॥ आप सर्वोत्तम महादेवीके मंत्रको ग्रहण करो जो यथाविधि विधानसे जन्मकी सफलता देता है ॥ ४ ॥ सूतजी बोले मुनिश्रेष्ठके यह वचन सुन वह नृपश्रेष्ठ मुनिराजकी प्रार्थना कर उनसेही प्रणव संज्ञक महादेवीके मंत्रको ॥ ५ ॥ दीक्षाविधिके विधानसे राजाने ग्रहण किया फिर नवरात्रके समागममें धौम्यादि महर्षियोंको बुलाय ॥ ६ ॥ वित्तशाठ्यसे वर्जित हो अम्बायज्ञ किया और यह उत्तम पुराण ब्राह्मणोंद्वारा पाठ कराया ॥ ७ ॥ श्रीदेवी अम्बिकाकी प्रीतिके निमित्त परम देवीभागवत सुनी असंख्य ब्राह्मण और

श्रुत्वैतत्तुमहादेव्याःपुराणंपरमाद्भुतम् ॥ कृतकृत्योभवेन्मर्त्योदेव्याःप्रियतमोहिसः ॥ २ ॥ कुरुचांबामखंराजन्स्वपित्रुद्धरणायवै ॥ खिन्नोऽसि येनराजेंद्रपितुर्ज्ञात्वातुदुर्गतिम् ॥ ३ ॥ गृहाणत्वंमहादेव्यामंत्रंसर्वोत्तमोत्तमम् ॥ यथाविधिविधानेनजन्मसाफल्यदायकम् ॥ ४ ॥
सूतउवाच ॥ तच्छ्रुत्वानृपशार्दूलःप्रार्थयित्वामुनीश्वरम् ॥ तस्मादेवमहामंत्रंदेवीप्रणवसंज्ञकम् ॥ ५ ॥ दीक्षाविधिविधानेनजग्राहनृपसत्तमः॥ ततआहूयधौम्यादीन्नवरात्रसमागमे ॥ ६ ॥ अंबायज्ञंचकाराशुवित्तशाठ्यविवर्जितः ॥ ब्राह्मणैःपाठयामासपुराणंत्वेतदुत्तमम् ॥ ७ ॥ श्रीदेव्यग्रेंबिकाप्रीत्यैदेवीभागवतंपरम् ॥ ब्राह्मणान्भोजयामासाप्यसंख्यातान्सुवासिनीः ॥ ८ ॥ कुमारीर्बटुकादींश्चदीनानाथांस्तथैवच ॥ द्रव्यप्रदानैस्तान्सर्वान्संतोष्यवसुधाधिपः ॥ ९ ॥ समाप्ययज्ञंसंस्थानेसंस्थितोयावदेवहि ॥ तावदेवहिचाकाशान्नारदःसमवातरत् ॥ १० ॥ रणयन्महतींवीणांज्वलदग्निशिखोपमः॥ससंभ्रमःसमुत्थायदृष्ट्वातंनारदंमुनिम् ॥ ११ ॥ आसनाद्युपचारैश्चपूजयामासभूमिपः ॥ कृत्वातु कुशलप्रश्नंपप्रच्छागमकारणम् ॥ १२ ॥ राजोवाच॥कुतआगमनंसाधोब्रूहिकिंकरवाणिते ॥ सनाथोऽहंकृतार्थोऽहंत्वदागमनकारणात् ॥ १३ ॥

सुवासिनियोंको भोजन कराया ॥ ८ ॥ कुमारी, बटुक, दीन, अनाथ इन सबको भोजन और द्रव्यदानसे राजाने प्रसन्न किया ॥ ९ ॥ यज्ञ समाप्त करके ज्योंहीं यज्ञमंडपमें स्थित थे कि, तबतक आकाशसे नारदजी उतरे ॥ १० ॥ प्रज्वलित अग्निके समान कांतिवाले महतीनामक अपनी वीणाको बजाते आये नारदजीको देखतेही राजा संभ्रांत हो उठ खडा हुआ ॥ ११ ॥ और आसनादि उपचारोंसे राजाने उनकी पूजा की और कुशलप्रश्नकर आगमनकारण पूंछा ॥ १२ ॥ राजा बोले हे महात्मन् ! आप कहांसे आये हो सो कहिये मैं आपका क्या प्रिय करूं आपके आगमनसे मैं सनाथ और कृतार्थ हुआ हूं ॥ १३ ॥

राजाके यह वचन सुन मुनिश्रेष्ठ बोले हे राजन् ! इस समय देवलोकमें मैने बडा आश्चर्य देखा है॥ १४ ॥ वह मैं विस्मित हो तुमसे निवेदन करनेको आया हूं अपने
कर्मकी विपरीततासे तुम्हारे पिताकी सद्गति नहीं हुई थी॥ १५॥ जो इस समय वह दिव्यरूप होकर देवताओंसे स्तुतिको प्राप्त हो सब ओर अप्सराओंसे वेष्टित हो
॥ १६॥ अच्छे विमानपर चढ मणिद्वीपको गये हैं यह इस देवीभागवतके सुननेकाहीफल है ॥ १७॥ देवीयज्ञके कारण तुम्हारे पिताकी सद्गति हुई तुम धन्य और कृत
कृत्य हो तथा तुम्हारा जीवन सफल है ॥ १८॥ हे कुलभूषण ! आपने अपने पिताका दुःखसे उद्धार किया इस समय देवलोकमें तुम्हारी बडी कीर्त्ति हुई है॥ १९॥

इतिराज्ञोवचःश्रुत्वाप्रोवाचमुनिसत्तमः ॥ अद्याऽऽश्चर्यंमयादृष्टंदेवलोकेनृपोत्तम ॥ १४॥ तन्निवेदयितुंप्राप्तस्त्वत्सकाशेसुविस्मितः ॥ पितातें
दुर्गतिंप्राप्तोनिजकर्मविपर्ययात् ॥ १५ ॥ सएवायंदिव्यरूपवपुर्भूत्वाऽधुनैवहि ॥ देवदेवैःस्तुतःसम्यगप्सरोभिःसमंततः ॥ १६ ॥ विमानवर
मारुह्यमणिद्वीपंगतोऽभवत् ॥ देवीभागवतस्यास्यश्रवणोत्थफलेनच ॥ १७ ॥ अंबामखफलेनापिपितातेसुगतिंगतः ॥ धन्योऽसिकृतकृत्यो
ऽसिजीवितंसफलंतव ॥१८॥ नरकादुद्धृतस्तातस्त्वयातुकुलभूषण ॥ देवलोकेस्फीतकीर्तिस्तवाद्यविपुलाऽभवत्॥ १९॥ सूतउवाच॥ नारदोक्तं
समाकर्ण्यप्रेमगद्गदितांतरः॥ पपातपादांबुजयोर्व्यासस्याद्भुतकर्मणः ॥२०॥ तवानुग्रहतोदेवकृतार्थोऽहंमहामुने ॥ किंमयाप्रतिकर्तव्यंनमस्का
राद्दतेतव॥ २१ ॥ अनुग्राह्यःसदैवाहमेवमेवत्वयामुने ॥ इतिराज्ञोवचःश्रुत्वाप्याशीर्भिरभिनन्द्यच ॥२२॥ उवाचवचनंश्लक्ष्णंभगवान्बादराय
णः॥ राजन्सर्वपरित्यज्यभजदेवीपदांबुजम् ॥ २३ ॥ देवीभागवतंचैवपठनित्यंसमाहितः ॥ अंबामखंसदाभक्त्याकुरुनित्यमतंद्रितः ॥ २४ ॥
अनायासेनतेनत्वंमोक्ष्यसेभवबंधनात् ॥ सन्त्यन्यानिपुराणानिहरिरुद्रमुखानिच ॥ २५ ॥

सूतजी बोले राजा यह नारदजीके कहे वचन सुनकर प्रेमसे गद्गद हो अद्भुतकर्मा व्यासजीके चरणोमें पडे॥ २०॥ और बोले हे देव! मैं आपके अनुग्रहसे कृतार्थ हुआ
हूं नमस्कारके सिवाय और मैं इसका प्रत्युपकार क्या कर सकता हूं ॥ २१॥ हे मुने । इसी प्रकार मेरे ऊपर सदा अनुग्रह रखना चाहिये यह राजाके वचन सुन
आशीर्वादसे राजाको प्रसन्न कर ॥ २२॥ भगवान् व्यासजी मनोहर वचन बोले हे राजन् ! और सब त्यागनकर देवीके चरणकमलका भजन करो ॥ २३ ॥
और नित्य सावधान होकर देवीभागवतका पाठ करो और आलस्य त्याग भक्तिपूर्वक सदा अम्बामख किया करो ॥ २४ ॥ इससे अनायासही संसारबंधनसे छूट

जाओगे और भी शिव विष्णु आदि पुराण है ॥२५॥ पर इस देवीभागवतकी सोलहवीं कलाके भी बराबर नहीं है यह पुराण और वेदोंका सार है ॥ २६ ॥ कारण कि, इसमें शबलब्रह्मरूपिणी मूलप्रकृति प्रतिपादन की गई है फिर और पुराण ब्रह्मा विष्णु आदि एक एक गुणके कहनेवाले इस त्रिगुणकी साम्यावस्था वाले पुराणकी बराबरी कैसे कर सक्ते हैं ॥ २७ ॥ हे जनमेजय ! इसके पाठसे वेदपाठकी समान पुण्य होता है इसकारण उत्तम विद्वानोंको प्रयत्नसे इसे पढना चाहिये ॥ २८ ॥ इसप्रकार कहकर मुनिश्रेष्ठ राजा से बिदाहुए और धौम्यादि निर्मल मुनिभी अपने स्थानोंको गये ॥ २९ ॥ और देवीभागव

देवीभागवतस्यास्यकलांनार्हतिषोडशीम् ॥ सारमेतत्पुराणानांवेदानांचैवसर्वशः ॥२६॥ मूलप्रकृतिरेवैषायत्रतुप्रतिपाद्यते ॥ समंतेनपुराणं स्यात्कथमन्यन्नृपोत्तम॥ २७ ॥ पाठेवेदसमंपुण्यंयस्यस्याज्जनमेजय ॥ पठितव्यंप्रयत्नेनतदेवविबुधोत्तमैः ॥ २८ ॥ इत्युक्त्वानृपवर्यंतंजगाम मुनिराट्ततः ॥ जग्मुश्चैवयथास्थानंधौम्यादिमुनयोमलाः ॥ २९ ॥ देवीभागवतस्यैवप्रशंसांचक्रुरुत्तमाम् ॥ राजाशशासधरणींततःसंतुष्टमा नसः ॥ ३० ॥ देवीभागवतंचैवपठञ्छृण्वन्निरंतरम् ॥इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेद्वादशस्कंधेत्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ सूतउवाच ॥अर्ध श्लोकात्मकंयत्तुदेवीवक्त्राब्जनिर्गतम् ॥ श्रीमद्भागवतंनामवेदसिद्धांतबोधकम् ॥ १॥ उपदिष्टंविष्णवेयद्वटपत्रनिवासिने ॥ शतकोटिप्रविस्तीर्णंतत्कृतंब्रह्मणापुरा ॥ २ ॥ तत्सारमेकतःकृत्वाव्यासेनशुकहेतवे ॥ अष्टादशसहस्रंतुद्वादशस्कंधसंयुतम् ॥ ३ ॥

तकी उत्तम प्रशंसा करनेलगे और राजा प्रसन्नमन होकर पृथ्वीका पालन करनेलगे ॥ ३० ॥ और निरन्तर भागवत पढते सुनते रहे ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे द्वादशस्कंधे भाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥१३॥ सूतजी बोले तीसरे स्कन्धमें वटपत्रमें शयन करते विष्णुसे जो देवीने 'सर्वखल्विदमेवाहंनान्यदस्तिसनातनम्' अर्थात् यह सब मैंही हूं मेरे सिवाय कोई नित्य पदार्थ नहीं यह आधाश्लोक देवीके मुखसे निर्गत हुआ वेदसिद्धान्तका जतानेवाला वेदसिद्धान्तका बोधक है॥१॥जो वटपत्रनिवासी विष्णुको उपदेशकिया, पहले ब्रह्माने इसको सौकरोड श्लोकोंमें विस्तार किया था॥२॥उसीका व्यासजीने शुकदेवके निमित्त

अठारह सहस्र बारहस्कन्धमें सार कहा है ॥ ३ ॥ देवीभागवतनाम पुराण जो पहले ब्रह्माने निर्माण किया अबभी देवलोकमें वह बडे विस्तारयुक्त है॥४॥ इसकी समान पुण्यदायक पवित्र तथा पापनाशक दूसरा पुराण नहीं है. इसके पाठसे मनुष्य पदपदमें अश्वमेधके फलको प्राप्त होता है ॥ ५ ॥ वस्त्र आभरणादिसे पौराणिककी पूजा करनी चाहिये, पुराणवक्ताको व्यासबुद्धिसे पूजै और नियमसे रहै ॥ ६ ॥ हे मुने ! अपने हाथसे वा लेखकके हाथसे लिखाकर भाद्रपद पौर्णमासी को देवी तिथिमे श्रीभागवतको देवीरूप जान, सुवर्णका सिंह बनवाय ॥ ७ ॥ पौराणिकको प्रदान करै इसपर दक्षिणामें कपिला गौ दे वह गौ दुधारी अलंकृत सवत्सा सुवर्ण पहरे हो ॥ ८ ॥ इसमें ३१० अध्याय होनेसे इतनेही ब्राह्मणोंको भोजन करावै इतनीही सुहागन कुमारी बटुकोंको भोजन करावै ॥ ९ ॥ देवी

देवीभागवतंनामपुराणंग्रथितंपुरा॥अद्यापिदेवलोकेतद्बहुविस्तीर्णमस्तिहि॥४॥ नानेनसदृशंपुण्यंपवित्रंपापनाशनम्॥पदेपदेऽश्वमेधस्यफलमाप्नोतिमानवः ॥५॥ पौराणिकंपूजयित्वावस्त्राद्याभरणादिभिः॥व्यासबुद्ध्यातन्मुखात्तुश्रुत्वैतत्समुपोषितः॥६॥ लिखित्वानिजहस्तेनलेखकेनाऽथवामुने ॥ प्रौष्ठपद्यांपौर्णमास्यांहेमसिंहसमन्वितम् ॥७॥दद्यात्पौराणिकायाऽथदक्षिणांचपयस्विनीम् ॥ सालंकृतांसवत्सांचकपिलांहेममालिनीम् ॥८॥ भोजयेद्ब्राह्मणानंतेप्यध्यायपरिसंमितान् ॥ सुवासिनीस्तावतीश्चकुमारीर्बटुकैःसह ॥९ ॥ देवीबुद्ध्यापूजयेत्तान्वसनाभरणादिभिः ॥ पायसान्नवरेणाऽपिगंधस्रक्कुसुमादिभिः ॥१०॥ पुराणदानेनैतेनभूदानस्यफलंलभेत् ॥ इहलोकेसुखीभूत्वाप्यंतेदेवीपुरंव्रजेत् ॥ ११ ॥ नित्यंयःशृणुयाद्भक्त्यादेवीभागवतंपरम् ॥ नतस्यदुर्लभंकिंचित्कदाचित्क्वचिदस्तिहि ॥ १२ ॥ अपुत्रोलभतेपुत्रान्धनार्थीधनमाप्नुयात् ॥ विद्यार्थीप्राप्नुयाद्विद्यांकीर्तिमंडितभूतलः ॥ १३ ॥ वंध्यावाकाकवंध्यावामृतवंध्याचयांगना ॥ श्रवणादस्यतद्दोषान्निवर्तेतनसंशयः ॥ १४ ॥ यद्गेहेपुस्तकंचैतत्पूजितंयदितिष्ठति ॥ तद्गेहंनत्यजेन्नित्यंरमाचैवसरस्वती ॥ १५ ॥

बुद्धिसे वसन आभरणादि द्वारा उनको पूजन करै पायसादिश्रेष्ठ अन्न गंधमाला कुसुमादिसे पूजा करै ॥ १० ॥ उस पुराणदानसे भूमिदानका फल होता है इसलोकमें सुखी हो अन्तमें देवीलोकको प्राप्त होता है ॥ ११ ॥ जो नित्य भक्तिसे देवीभागवत सुन्ते हैं उनको कभी कहीं किसी समय कुछ दुर्लभ नहीं होता ॥ १२ ॥ अपुत्रवाला पुत्र प्राप्त करता धनार्थीको धन मिलता है विद्यार्थी विद्याको प्राप्त होकर अपनी कीर्तिसे भूमिको मंडित करता है ॥ १३ ॥ वंध्या काकवंध्या जिसके एकही वार संतान हुई हो मृतवन्ध्या ( जिसकी सन्तान होकर मरजाती हो ) इसके श्रवणसे ही दोष निवृत्त होजाता है इसमें सन्देह नहीं॥ १४॥ जिस घरमें यह पुस्तक पूजित होकर स्थित रहती है उसघरको लक्ष्मी और सरस्वती त्यागन नहीं करती ॥ १५ ॥

वेताल डाकिनीआदि राक्षस उस घरको देखनेको समर्थ नहीं होते मनुष्यको ज्वरयुक्त देख सावधान हो इसका पाठ करै तो ॥ १६ ॥ दाहज्वर ग्लानिसहित नाशको प्राप्त होता है इसकी सौ आवृत्ति करनेसे क्षयरोग नाश होता है ॥ १७ ॥ सावधानहो संध्याके उपरान्त प्रतिसंध्यामें जो इसके एक एक अध्यायको भी पढ़ता है वह मनुष्य ज्ञानवान् होकर मोक्षका अधिकारी होता है ॥ १८ ॥ कार्याकार्यमें नवमस्कंधके कहे अनुसार शकुनोको देखै जिसका प्रकार मै पहले कह चुकाहूं ॥ १९ ॥ शरत्कालकी नवरात्रमें इसको नित्यपाठ करै अम्बिका प्रसन्न होकर उसको इच्छित फल देती है ॥ २० ॥ वैष्णव शैव गाणपत्य सौर शाक्त वैदिक इनको अपने इष्टदेवकी शक्ति अर्थात् अपने इष्ट विष्णु शिव गणेश सूर्यकी शक्ति पार्वती राधा लक्ष्मी सिद्धि बुद्धि इच्छारूपकी तुष्टिके निमित्त इस

नेक्षंतेतत्रवेतालडाकिनीराक्षसादयः ॥ ज्वारितंतुनरंस्पृष्ट्वापठेदेतत्समाहितः ॥ १६ ॥ मंडलान्नाशमाप्नोतिज्वरोदाहसमन्वितः ॥ शतावृत्त्याऽस्यपठनात्क्षयरोगोविनश्यति ॥ १७ ॥ प्रतिसंध्यंपठेद्यस्तुसंध्यांकृत्वासमाहितः ॥ एकैकमस्यचाध्यायंसनरोज्ञानवान्भवेत् ॥१८॥ शकुनांश्चैववीक्षेतकार्याकार्येषुचैवहि ॥ तत्प्रकारःपुरस्तात्तुकथितोऽस्तिमयामुने ॥ १९ ॥ नवरात्रेपठेन्नित्यंशारदीयेऽतिभक्तितः ॥ तस्यांबिकातुसंतुष्टाददातीच्छाधिकंफलम् ॥ २० ॥ वैष्णवैश्चैवशैवैश्चरमोमाप्रीयतेसदा ॥ सौरैश्चगाणपत्यैश्चस्वेष्टशक्तेश्चतुष्टये ॥ २१ ॥ पठितव्यंप्रयत्नेननवरात्रचतुष्टये ॥ वैदिकैर्निजगायत्रीप्रीतयेनित्यशोमुने ॥ २२ ॥ पठितव्यंप्रयत्नेनविरोधोनात्रकस्यचित् ॥ उपासनातुसर्वेषांशक्तियुक्ताऽस्तिसर्वदा ॥ २३ ॥ तच्छक्तेरेवतोपार्थंपठितव्यंसदाद्विजैः ॥ स्त्रीशूद्रोनपठेदेतत्कदापिचविमोहितः ॥ २४ ॥ शृणुयाद्विजवक्त्रात्तुनित्यमेवेतिचस्थितिः ॥ किंपुनर्बहुनोक्तेनसारंवक्ष्यामितत्त्वतः ॥ २५ ॥

पुराणको पढ़ना चाहिये ॥ २१ ॥ आषाढ आश्विन माघ चैत्रके शुक्लपक्षकी चारों नवरात्रमें इसको पढ़ना चाहिये, वैदिकोंको अपनी गायत्रीकी प्रीतिके निमित्त सदा पढ़ना चाहिये ॥ २२ ॥ इसको यत्नसे पढ़ना चाहिये कारण कि, इसमें किसीका विरोध नहीं है जो कि सब देवताओंकी उपासना शक्तिसहित है और शक्तिकी अधिष्ठात्री भगवती है ॥ २३ ॥ उस शक्तिके संतोषके निमित्त द्विजोंको सदा पढ़नी चाहिये, स्त्री शूद्र मोहको प्राप्त हुए स्वयं इसका पारायण न करैं ॥ ॥ २४ ॥ उनको सदा ब्राह्मणोंके मुखसे इसको सुनना चाहिये ऐसी मर्यादा है बहुत कहनेसे क्या है तत्त्वसे इसका सार कहता हूं ॥ २५ ॥

हे ब्राह्मणश्रेष्ठो ! यह पुराण वेदका सार परमपुण्यदायक है, इसका पाठ और श्रवण वेदपाठ और वेद श्रवणकी समान पुण्यदायक है ॥ २६॥ गायत्रीसे प्रतिपाद्य सच्चिदानंदरूपिणी ह्रींमयी देवीको प्रणाम करताहू वही हमारी बुद्धिको प्रेरणा करै "ह्रींब्रह्मेति श्रुतेः" ॥ २७॥ नैमिषारण्यवासी तपोधन इसप्रकार सूतजीके वचन सुन पौराणिकोंमें उत्तम सूतजीकी उच्च पूजा करते हुए ॥ २८ ॥ वे देवीके चरणकमलका पूजन करनेवाले सब प्रसन्न हुए और इस पुराणके प्रभावसे परम शान्तिको प्राप्त हुए ॥ २९ ॥ सूतजीको वारंवार प्रणाम कर श्रम देनेके अपराधको क्षमा कराते हुए और बोले हे तात ! इस संसारसागरके पार करनेको तुमही हमको नौका

वेदसारमिदंपुण्यंपुराणंद्विजसत्तमाः॥ वेदपाठसमंपाठेश्रवणेचतथैवहि ॥ २६ ॥ सच्चिदानंदरूपांतांगायत्रीप्रतिपादिताम् ॥ नमामिह्रींमयींदेवींधियोयोनःप्रचोदयात् ॥ २७ ॥ इतिसूतवचःश्रुत्वानैमिषीयास्तपोधनाः ॥ पूजयामासुरत्युच्चैःसूतंपौराणिकोत्तमम् ॥२८॥ प्रसन्नहृदयाः सर्वेदेवीपादांबुजार्चकाः ॥ निवृत्तिपरमांप्राप्ताःपुराणस्यप्रभावतः ॥ २९ ॥ नमश्चक्रुःपुनःसूतंक्षमाप्यचमुहुर्मुहुः ॥ संसारवारिधेस्तातप्लवोऽस्माकंत्वमेवहि ॥ ३० ॥ इतिसमुनिवराणामग्रतःश्रावयित्वासकलनिगमगुह्यंदौर्गमेतत्पुराणम् ॥ नतमथमुनिसंघंवर्धयित्वाशिषांबाचरणकमलभृंगोनिर्जगामाथसूतः ॥३१॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यांसंहितायांद्वादशस्कंधेचतुर्दशोऽध्यायः ॥१४॥स्वस्ति ॐ ॥

रामषण्नंद ( ९६३ ) संख्यातैःपद्यैर्व्यासकृतैःशुभैः ॥ देवीभागवतस्यास्यद्वादशस्कंधईरितः ॥ १ ॥

रूप हुए ॥३०॥ इसप्रकारसे वह सूतजी सब निगमोंमें गुप्त इसपुराणको उन श्रेष्ठ ऋषियोंको सुनाकर मुनियोंसे प्रणामको प्राप्तहो उन्हें आशीर्वादसे बढाय, माता भगवतीके चरणकमलोंमें भृंगरूप अर्थात् देवीके अतिशय भक्त सूतजी वहांसे विदा होकर अन्यत्र चलेगये ॥ ३१ ॥

इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यां संहितायां राजमान्य–कान्यकुब्जकमलदिवाकर–हरिभक्तिनिरत–श्रीमिश्रसुखानन्दसूनु–महोपदेशक–भारतधर्ममहामण्डल पण्डित--ज्वालाप्रसादजीकृतभाषाटीकायां द्वादशस्कन्धे चतुर्दशोऽध्याय, ॥ १४ ॥ ॥ ७ ॥ समाप्तोऽयं ग्रन्थः ॥

दोहा--जगदम्बा श्रीशारदा, ब्रह्मरूपिणी मात । तिनके पगवंदन किये कोटि विघ्न मिटजात ॥ १ ॥
चरणकमल सुन्दर अमल, प्रेमसहित मनलाय । देवीभागवत ग्रंथकी, भाषा लिखी बनाय ॥ २ ॥
वेद अर्थ गर्भित सकल, गायत्रीको ध्यान । इहिमें अतिविस्तारसे, कह्यो व्यास भगवान॥ ३ ॥
पढहिं सुनहिं कर प्रेम जो, पावहिं मोद महान । अर्थ धर्म कामादि सुख, अन्त मिलहि निर्वान॥ ४ ॥
सब पदार्थ गूढार्थ अरु, भावतिलक सम्पन्न । वर्णी भाषा भागवत, सज्जन होहिं प्रसन्न ॥ ५ ॥
श्रीकृष्णदासात्मज, खेमराज सुखदान । वसत बम्बई नगरमें, दिव्यगुणनकी खान ॥ ६ ॥
वेंकटेश्वर यंत्रपति, विदित सकल संसार । तिनहितकी श्रीभागवत, भाषामें विस्तार ॥ ७ ॥
पुत्र पौत्रकी होय नित, वृद्धि समृद्धि विशाल । जगज्जननि परमेश्वरी, सन्तत रहहिं दयाल ॥ ८ ॥
मिश्रसुखानँद सूरि सुत, गंगगर्भसंजात । बुधज्वालाप्रसाद नित, भुवनेशी गुणगात ॥ ९ ॥
वसत रामगंगानिकट, नगर मुरादाबाद । भजन करत जगदम्बको, बुध ज्वालापरसाद॥ १० ॥
संवत सागर बाणग्रह, चन्द्र अषाढ सुमास । कृष्णत्रयोदशिचन्द्रदिन, पूर्णतिलक सुखरास॥ ११ ॥
नौसे त्रेसठ श्लोकमें, यह द्वादशस्कंध । गायत्री महिमा कही, और वैदिक परबन्ध ॥ १२ ॥
वृथा फिरत क्यों विपिनमें, रे मतिमन्द, गँवार । जगदम्बाके चरणगहि, अपनो जन्मसुधार॥ १३ ॥
पक्षपात तज धर्मगहि, व्यासमुनिहिं शिरनाय । यथाशक्ति टीकाकरी, दर्पणवत दिखराय ॥ १४ ॥
तासौ दर्पण नाम यह, टीका सब सुखमूल । पढहिं सुनहिं तिनपर रहैं, सदा शिवा अनुकूल ॥ १५ ॥

॥ श्रीजगदम्बार्पणमस्तु ॥

इदं पुस्तकं मुम्बय्यां श्रीकृष्णदासात्मजक्षेमराजश्रेष्ठिना
स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम् ) मुद्रणालये मुद्रितम् ।
संवत् १९    शके १८४१.

॥ इति श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते द्वादशस्कंधः समाप्तः ॥

इति देवीभागवतं सभाषाटीकं समाहात्म्यम् ।

तो यह संपूर्ण जगत् जड़वत् होकर तामसीमायामें विलीन होजाता इसमें संदेह नहीं॥ ७० ॥ अतएव देवी भुवनेश्वरी करुणावशसे इस जीवादिसंपूर्ण जगत्‌को उत्पन्न कर प्रत्येकजीवमें अधिष्ठात्री रह उनके कर्मानुसार उनको प्रेरणा करती हैं ॥ ७१ ॥ इसकारण ब्रह्मादि भी जो मायामे मोहित रहते है इसमे फिर संदेहही क्या है ? क्योंकि सुर और असुरादि सबही मायाके अन्तर्गत और मायाके अधीन है ॥ ७२ ॥ अतएव हे राजन् ! यह निश्चय जानना चाहिये कि, केवल वह महादेवी भगवतीही अपनी इच्छानुसार विहार और विचरण करती हैं, वह किसीके अधीन नहीं है इसकारण सर्वान्तःकरणसे महेश्वरीकी सेवा करनी चाहिये॥ ७३ ॥ इस त्रिभुवनमें उनकी अपेक्षा अधिकतर वा उत्कृष्टतर वस्तु दूसरी कुछ नहीं है, अतएव उन परमाशक्तिके चरणोंका विना स्मरण किये जन्मकी सफलता नहीं होसक्ती

तस्मात्कारुण्यमाश्रित्यजगज्जीवादिकंचयत् ॥ करोतिसततंदेवीप्रेरयत्यनिशंचतत् ॥ ७१ ॥ तस्माद्ब्रह्मादिमोहेऽस्मिन्कर्तव्यःसंशयोनहि ॥
मायांतःपातिनःसर्वेमायाधीनाःसुराऽसुराः ॥ ७२ ॥ स्वतंत्रासैवदेवेशीस्वेच्छाचारविहारिणी ॥ तस्मात्सर्वात्मनाराजन्सेवनीयामहेश्वरी ॥
॥ ७३ ॥ नातःपरतरंकिंचिदधिकंभुवनत्रये ॥ एतद्विजन्मसाफल्यंपराशक्तेःपदस्मृतिः ॥ ७४ ॥ माभूत्तत्रकुलेजन्मयत्रदेवीनदैवतम् ॥ अहं
देवीनचान्योऽस्मिब्रह्मैवाऽहंनशोकभाक् ॥ ७५ ॥ इत्यभेदेनतांनित्यांचिंतयेज्जगदंबिकाम् ॥ ज्ञात्वागुरुमुखादेनांवेदांतश्रवणादिभिः ॥७६॥
नित्यमेकाग्रमनसाभावयेदात्मरूपिणीम् ॥ मुक्तोभवतितेनाऽऽशुनाऽन्यथाकर्मकोटिभिः ॥ ७७ ॥ श्वेताश्वतरादयःसर्वेऋषयोनिर्मलाशयाः॥
आत्मारूपांहृदाज्ञात्वाविमुक्ताभवबंधनात् ॥७८॥ ब्रह्मविष्णवादयस्तद्वद्गौरीलक्ष्म्यादयस्तथा ॥ तामेवसमुपासंतेसच्चिदानंदरूपिणीम् ॥७९॥

॥ ७४ ॥ "वह देवी जिस कुलकी अभीष्ट देवता नहीं है; उस कुलमें जन्म न हो मैंही वह देवी भगवती हूं, अन्य नहीं मैं ही ब्रह्म हूं, मैं शोकभागी नहीं" ॥ ७५ ॥ इसप्रकार अभेदज्ञानसे उन नित्या जगदम्बिकाकी चिन्ता करै. प्रथम गुरुमुखसे फिर वेदान्तश्रवणादि द्वारा भगवतीको जानकर ॥ ७६ ॥ प्रतिदिन एकाग्रमनसे उन आत्मरूपिणीका ध्यान करनेसे शीघ्रही मुक्तिलाभ होगा अन्यथा करोड कर्मद्वारा भी मुक्ति प्राप्त होनेकी संभावना नहीं है ॥ ७७ ॥ श्वेताश्वतरादि निर्मलाशय ऋषिगणोंने इन आत्मरूपिणीकी हृदयमे चिन्ता करके भवबंधनसे मुक्तिलाभ कीथी॥ ७८ ॥ ब्रह्मा विष्णु इत्यादि देवतागण और गौरी तथा लक्ष्मी इत्यादि

स्वरूप होंगे फिर सौवर्ष व्यतीत होनेपर विप्रशाप ॥६०॥ और गान्धारीके शापसे तुम्हारा कुलक्षय होगा तुम्हारे और अन्यान्य पुत्रगण यादवगण मदिरापानसे मोहितहो॥६१॥युद्धस्थलमे परस्पर प्रहार करके नाशको प्राप्त होंगे इसके उपरान्त फिर तुम बलभद्रके सहित देहपरित्याग करके स्वर्गमें जाओगे॥६२॥हेविभो!तुम इस भवितव्य ( होनहार ) विषयमे कदापि शोक न करना तुमको जानना चाहिये कि भवितव्यताका प्रतीकार नहीं है ॥ ६३ ॥ अतएव इस विषयमें शोक करना उचित नहीं है. यही मेरा सदा मत है. हे मधुसूदन ! महर्षि अष्टावक्रके शापसे तुम्हारे मरनेके पीछे तुम्हारी भार्याओंको ॥ ६४ ॥ दुर्दान्तदस्युगण हरण करेंगे इसमें संदेह नहीं है. व्यासजी बोले हे राजन् ! देवी पार्वतीके इसप्रकार वचन कहनेपर शंभु देवताओंके सहित अन्तर्धान होगये ॥ ६५ ॥ और श्रीकृष्णभी

गांधार्याश्चतथाशापाद्भवितातेकुलक्षयः ॥ परस्परंनिहत्याऽजौपुत्रास्तेशापमोहिताः ॥ ६१ ॥ गमिष्यंतिक्षयंसर्वेयादवाश्चतथापरे ॥ सानुजस्त्वंतथादेहंत्यक्त्वायास्यसिवैदिवम्॥६२॥शोकस्तत्रनकर्तव्योभवितव्यंप्रतिप्रभो॥अवश्यंभाविभावानांप्रतीकारोनविद्यते॥६३॥तत्रशोकोनकर्तव्योनूनंममम‌तंसदा॥अष्टावक्रस्यशापेनभार्यास्तेमधुसूदन॥६४॥ चौरेभ्योग्रहणंकृष्णगमिष्यंतिमृतेत्वयि॥व्यासउवाच॥इत्युक्त्वांऽतर्दधेशंभुःसोमःससुरमंडलः॥६५॥उपमन्युंप्रणम्याऽथकृष्णोऽपिद्वारकांययौ॥तस्माद्ब्रह्मादयोराजन्संतियद्यप्यधीश्वराः ॥६६॥तथापिमायाकल्लोलयोगसंक्षुभितांतराः॥तदधीनाःस्थिताः सर्वेकाष्ठपुत्तलिकोपमाः ॥ ६७॥ यथायथापूर्वभवंकर्मतेषांतथातथा ॥ प्रेरयत्यनिशंमायापरब्रह्मस्वरूपिणी॥६८॥नवैपम्यंननैर्घृण्यंभगवत्यांकदाचन॥ केवलंजीवमोक्षार्थंयततेभुवनेश्वरी॥६९॥ यदिसानैवसृज्येतजगदेतच्चराचरम् ॥ तदामायाविनाभूतंजडंस्यादेवनित्यशः ॥ ७० ॥

उपमन्युको प्रणामकरके द्वारकामें गये. हे राजेन्द्र ! यद्यपि ब्रह्मा इत्यादि देवता जगत्के अधीश्वर कहकर विख्यात हैं ॥ ६६ ॥ किन्तु तो भी वह मायासिंधुकी कल्लोलमालासे क्षुभित होते हैं वह काठकी पुतलीके समान मायाके अधीन होकर अवस्थित रहते हैं इसमें संदेह नहीं ॥ ३७ ॥ उनके जैसे जैसे पूर्वजन्म कृत कर्म हैं परब्रह्मरूपिणी महामाया उनको उसी उसी रूपमे प्रेरणा करती है ॥ ६८ ॥ वह विषम वा करुणारहित नहीं है वह भुवनेश्वरी जीवोंकी मुक्तिके निमित्त सदा यत्न करती रहती है ॥ ६९ ॥ यदि वह भुवनेश्वरी इस चराचर जगत्को उत्पन्न न करतीं और कूटस्थ चैतन्यरूपमें जीवोंकी अधिष्ठात्री न होतीं

हरिको वृक्षमें बांधकर नारदको दिया इस प्रकार हरिने उसके मानकी रक्षाकी ॥२७॥ फिर उसी भामिनीने कनकका कृष्ण देकर उनको छुड़ाया था अनेक गुणसंपन्न प्रद्युम्न इत्यादि रुक्मिणीके पुत्रोंको देखकर ॥ २८ ॥ जाम्बवतीने अतिदीनभावसे उनके निकट शोभायमान सन्ततिके निमित्त प्रार्थना की श्रीकृष्ण उसके पुत्रार्थ तपस्याका निश्चय कर पर्वतपर गये ॥ २९ ॥ जिस स्थानमें शिवभक्त उपमन्यु मुनि वास करते थे, उसी स्थानमें गये वह हरि; पुत्रकामनासे उपमन्युको दीक्षागुरु कर ॥ ३० ॥ पाशुपतमंत्र ग्रहण और मस्तक मुंडन पूर्वक दंडीहुए और वहां प्रथम मासमें फलमात्र अहार करके ॥ ३१ ॥ शिवध्यानपरायण और शिवमंत्र जपमे निरत होकर उन्होंने उग्रतर तपस्या की थी दूसरे महीनेमें जलमात्र पान करके एक चरणसे खड़े रहे ॥ ३२ ॥ तीसरे महीनेमें केवल वायुभक्षण पूर्वक

दत्त्वाथकानकंकृष्णंमोचयामासभामिनी ॥ दृष्ट्वापुत्रान्पुरुगुणान्प्रद्युम्नप्रमुखानथ ॥२८॥ कृष्णंजांबवतीदीनाययाचेसंततिंशुभाम्॥सययौपर्वतंकृष्णस्तपस्याकृतनिश्चयः ॥२९॥ उपमन्युर्मुनिर्यत्रशिवभक्तःपरंतपः ॥ उपमन्युंगुरुंकृत्वादीक्षांपाशुपतींहरिः ॥३०॥ जग्राहपुत्रकामस्तुमुंडीदंडीबभूवह ॥ उग्रंतत्रतपस्तेपेमासमेकंफलाशनः ॥ ३१ ॥ जजापशिवमंत्रंतुशिवध्यानपरोहरिः ॥ द्वितीयेतुजलाहारस्तिष्ठन्नेकपदाहरिः ॥ ३२ ॥ तृतीयेवायुभक्षस्तुपादांगुष्ठाऽग्रसंस्थितः ॥ षष्ठेतुभगवान्रुद्रःप्रसन्नोभक्तिभावतः ॥ ३३ ॥ दर्शनंचददौतत्रसोमःसोमकलाधरः ॥ आजगामवृषारूढःसुरैरिंद्रादिभिर्वृतः ॥ ३४ ॥ ब्रह्मविष्णुयुतःसाक्षाद्यक्षगंधर्वसेवितः ॥ संबोधयन्वासुदेवंशंकरस्तमुवाचह ॥ ३५ ॥ तुष्टोऽस्मिकृष्णतपसातवोग्रेणमहामते ॥ ददामिवांछितान्कामान्ब्रूहियादवनंदन ॥ ३६ ॥ मयिदृष्टेकामपूरेकामशेषोनसंभवेत् ॥ व्यासउवाच ॥ तंदृष्ट्वाशंकरंतुष्टंभगवान्देवकीसुतः ॥ ३७ ॥

पादांगुष्ठके अग्रभागसे खडे होकर तपस्या करने लगे इसप्रकार कुछ काल व्यतीत होनेपर छठे महीनेमें इन्दुमौलि भगवान् रुद्रदेवने उनकी भक्तिसे प्रसन्न होकर ॥ ३३ ॥ उस स्थानमें उनको दर्शन दिया महादेवजीने बैलपर चढ देवतोसे युक्त ॥ ३४ ॥ ब्रह्मा और विष्णुके सहित इन्द्रादि देवताओंसे परिवृत यक्ष तथा गंधर्व गणोसे सेवितहुए वहां आय वासुदेवसे कहा ॥ ३५ ॥ हे महामते यदुनंदन कृष्ण ! मैं तुम्हारी उग्रतपस्यासे बहुत संतुष्ट हुआ हूं अब तुम अपना वांछित वर मांगो मै वही दूंगा ॥ ३६ ॥ मै संपूर्ण भक्तगणोंकी अभिलाषा पूर्णकारी हूं, मेरा साक्षात्कार प्राप्तहोनेसे ऐसी क्या कामनाहै जो पूर्ण न हो, व्यासजी बोले भगवान् देवकीतनय

उन जनार्दन श्रीरामचन्द्रजीने सीताकी निर्दोषता न जानकर उनको शुद्ध कराया और विशेष परीक्षा लेनेके लिये अग्निमें प्रवेश कराया था॥ १७॥ तदनतर दशरथ तनय श्रीरामचंद्रजीने लोकापवादके भयसे दोषरहित प्रेयसी सीताको दूषित जानकर त्याग किया॥ १८॥ वनमें लवकुशनामक उनके जो दो पुत्र उत्पन्न हुए उनको वह नहीं जान सके फिर महर्षि वाल्मीकिके कह देनेपर, वह जान सके थे ॥ १९॥ और देखो, रामचंद्र जानकीके पाताल जानेका विषय कुछ भी नहीं जान सके और वे एक समय कुपित होकर भ्राताके मारनेमें उद्यत हुए थे ॥ २०॥ खर निशाचरके मारनेवाले श्रीरामचन्द्रजी कालपुरुषके आनेका वृत्तान्त नहीं जानसके और उन्होंने मनुष्यदेह धारण करके मनुष्योंकेही कार्य किये थे ? इसीप्रकार यदुनन्दन श्रीकृष्णने भी मनुष्यजन्म ग्रहण करके संपूर्ण कार्य मनुष्यकेही किये थे, इस विषयमें फिर संदेह क्या है ? ॥ २१॥

अदूष्यत्वंचजानन्यानविवेदजनार्दनः ॥ दिव्यंचकारयामासज्वलितेऽग्नौप्रवेशनम् ॥ १७ ॥ लोकापवादाच्चपरंततस्तत्याजतांप्रियाम् ॥ अदूष्यांदूषितांमत्वासीतांदशरथात्मजः ॥ १८ ॥ नज्ञातौस्वसुतौतेनरामेणचकुशीलवौ ॥ मुनिनाकथितौतौतुतस्यपुत्रौमहाबलौ ॥ १९ ॥ पातालगमनंचैवजानन्याज्ञातवान्नच ॥ राघवःकोपसंयुक्तोभ्रातरंहंतुमुद्यतः ॥ २० ॥ कालस्याऽऽगमनंचैवनविवेदखरांतकः ॥ मानुषं देहमाश्रित्यचक्रेमानुषचेष्टितम्॥२१॥तथैवमानुषान्भावान्नाऽत्रकार्याविचारणा ॥ पूर्वंकंसभयात्प्राप्तोगोकुलेयदुनंदनः ॥२२॥ जरासंधभया त्पश्चाद्द्वारवत्यांगतोहरिः ॥ अधर्मंकृतवान्कृष्णोरुक्मिण्याहरणंचयत्॥२३॥ शिशुपालहतायाश्चजानन्धर्मंसनातनम् ॥ शुशोचबालकंकृष्णः शंबरेणहृतंबलात् ॥२४॥ मुमोदजानन्पुत्रंतंहर्षशोकयुतस्ततः ॥ सत्यभामाऽऽज्ञयायत्तुयुयुधेस्वर्गतःकिल ॥ २५ ॥ इंद्रेणपादपार्थंतुस्त्रीजितत्वं प्रकाशयन्॥जहारकल्पवृक्षंयःपराभूयशतक्रतुम् ॥२६॥ मानिनीमानरक्षार्थंहरिश्चित्रधरःप्रभुः ॥ बद्धावृक्षेहरिंसत्यानारदायददौपतिम् ॥२७॥

देखो कृष्ण प्रथमही कंसके भयसे गोकुलमें चले गये थे, फिर जरासंधके भयसे द्वारावती नगरीमें भागे ॥ २२ ॥ और उन्होंने सनातनधर्म जानकर भी शिशुपालकी वरी रुक्मिणीका हरण किया था, इस कार्यमें उनका अत्यन्त अधर्म हुआ था ॥ २३ ॥ शम्बर दैत्यके बालक पुत्रको हरण करनेपर उन्होंने शोक किया था, फिर भगवतीसे उसको जानकर हर्षयुक्त हुए थे, सो भलीभांति जाना जाता है कि, साधारण मनुष्योंके समान सम्पत् विपद्में उनको भी हर्ष विषाद उपस्थित होता था ॥ २४॥ इसके उपरान्त पारिजात वृक्षके निमित्त स्वर्गमें जाय सत्यभामाकी आज्ञासे इन्द्रके संग जो युद्ध किया था, इससे वे स्त्रीके वशीभूत थे, यह स्पष्टही प्रकाशित होता है ॥ २५॥ इस युद्धमे चक्रधर हरिने देवराज इन्द्रको पराजित करके मानिनीकी मानरक्षाके निमित्त कल्पवृक्ष हरण किया था॥ २६॥ किन्तु सत्यभामाने फिर

ब्रूहितत्कारणंब्रह्मन्नज्ञातंकेशवेनयत् ॥ हरणंतत्रसंस्थेनशिशोर्वासूतिकागृहात् ॥ ५ ॥ व्यासउवाच ॥ मायाबलवतीराजन्नराणांबुद्धिमोहिनी॥ शांभवीविश्रुतालोकेकोवामोहंनगच्छति ॥ ६ ॥ मानुषंजन्मसंप्राप्यगुणाःसर्वेऽपिमानुषाः ॥ भवंतिदेहजाःकामंनदेवानाऽसुरास्तदा ॥ ७ ॥ क्षुत्तृण्निदाभयंतंद्राव्यामोहःशोकसंशयः ॥ हर्षश्चैवाऽभिमानश्चजरामरणमेवच ॥ ८ ॥ अज्ञानंग्लानिरप्रीतिरीर्ष्यासूयामदःश्रमः ॥ एतेदेहभवाभावाःप्रभवंतिनराधिप ॥ ९ ॥ यथाहेममृगंरामोनबुबोधपुरोगतम् ॥ जानक्याहरणंचैवजटायुमरणंतथा ॥ १० ॥ अभिषेकदिनेरामोवनवासंनवेदच ॥ तथानज्ञातवान्रामःस्वशोकान्मरणंपितुः ॥ ११ ॥ अज्ञवद्विचचाराऽसौपश्यमानोवनेवने ॥ जानकींनविवेदाऽथरावणेनहृतांबलात् ॥ १२ ॥ सहायान्वानरान्कृत्वाहत्वाशक्रसुतंबलात् ॥ सागरेसेतुबंधंचकृत्वोत्तीर्यसरित्पतिम् ॥ १३ ॥ प्रेषयामाससर्वासुदिक्षुतान्कपिकुंजरान् ॥ संग्रामंकृतवान्घोरंदुःखंप्रापरणाऽजिरे ॥ १४ ॥ बंधनंनागपाशेनप्रापरामोमहाबलः ॥ गरुडान्मोक्षणंपश्चादन्वभूद्रघुनंदनः ॥ १५ ॥ अहनद्रावणंसंख्येकुंभकर्णंमहाबलम् ॥ मेघनादंनिकुंभंचकुपितोरघुनंदनः ॥ १६ ॥

हे ब्रह्मन् ! केशवमूर्तिके द्वारकामें उपस्थित रहनेपर भी किसप्रकार सूतिकागृहसे बालकका हरण हुआ ? और किसलिये वह उसको नहीं जान सके इसका कारण वर्णन कीजिये ॥ ५ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! मनुष्योंकी बुद्धिको मोहित करनेवाली शाम्भवी मायाही इस विषयका कारण है. यह लोकमें विख्यात है. इस संसारमें ऐसा कौन है ? जो मायासे मोहित न हो ॥ ६ ॥ जीवगण जब मनुष्यजन्मको प्राप्त होते हैं तब उनमें सब मनुष्योंकेही गुण वर्त्तमान रहते है. कुछ देवता वा असुरोंके गुण वर्त्तमान नहीं रहते ॥ ७ ॥ हे नराधिप ! मनुष्योंके देहधारण करनेपरही भूंख, प्यास, निद्रा, भय, तन्द्रा, मोह, शोक, संशय, हर्ष, अभिमान, जरा, मरण, अज्ञान, ज्ञान, अप्रीति, ईर्षा, असूया, मद और श्रम यह सब देहजात भाव उत्पन्न होते हैं ॥ ८ ॥ ९ ॥ देखो श्रीरामचन्द्र निशाचर मारीचके मायाबलसे हेममय मृगरूप धारण करके सम्मुख उपस्थित होनेपर भी कुछ नहीं जान सके फिर सीताहरण और जटायुमरण ॥ १० ॥ तथा अभिषेकके दिन वनगमन और उनके शोकमें पितृमरण, इन सब बातोंको भी कुछ नहीं जानसके ॥ ११ ॥ रावणने जब बलपूर्वक जानकीको हरण किया, तब वह इसके पहले कुछ नहीं जानसके, केवल वन वनमें अज्ञानीके समान ढूंढते हुए फिरे थे ॥ १२ ॥ इसके उपरान्त वह वानरगणोंकी सहायतासे इन्द्रपुत्र वालीको मारकर समुद्रमे पुल बाँध उसके पार हुए थे ॥ १३ ॥ उन्होने सीताको ढूंढनेके लिये प्रधान प्रधान वानरगणोंको सब ओर भेजा था और रणांगणमें घोरतर युद्ध करके महत दुःखभोग किया था ॥ १४ ॥ महाबलशाली रघुनंदन श्रीरामचन्द्रजी नागपाशमे बँधगये थे, फिर गरुडने आनकर उनको मुक्त किया ॥ १५ ॥ इसके उपरान्त उन्होने कुपित होकर कुम्भकर्ण, निकुम्भ, मेघनाद और रावणका विनाश किया ॥ १६ ॥

विनाश ही दुःखकी परम अवस्था है अतएव हे जननि ! अब मैं इस विषयमें क्या करूं ? अधिक क्या प्रथम पुत्रके नष्ट होनेसे इस समय मेरा हृदय विदीर्ण हुआ है ॥ ५७ ॥ हे मातः ! मैं आपके तुष्टिकर यज्ञ व्रत और पूजा इत्यादि संपूर्ण दैवकार्यका अनुष्ठान करूंगा आप मेरा दुःख दूर कीजिये. हे जननि ! यदि मेरा पुत्र बचा हो तो एकबार मुझको दिखाओ हे मातः ! आपके अतिरिक्त शोक नष्ट करनेमें दूसरा कोई समर्थ नहीं है ॥ ५८ ॥ व्यासजी बोले जो लीलापूर्वकही भूभारहरणादि देवतागणोंसे भी असाध्य संपूर्ण कार्य संपादन करते है उन जगद्गुरु श्रीकृष्णने जब देवीका इस प्रकार स्तव किया, तब वह प्रगट होकर उनसे कहने लगी ॥ ५९ ॥ हे देवेश ! अब शोक मत करो, पूर्वमें तुम्हारे प्रति एक शाप था, इसी कारण शम्बरने अपनी आसुरी मायाके प्रभावसे तुम्हारे पुत्रका हरण किया है ॥ ६० ॥ अतएव तुम्हारा पुत्र जब सोलह वर्षका होगा, तब वह मेरे प्रसादसे शम्बरदैत्यको बलपूर्वक मारकर आवेगा. इसमें संदेह नहीं है ॥

यज्ञंकरोमितवतुष्टिकरंव्रतंवादैवंचपूजनमथाऽखिलदुःखहात्वम्॥मातःसुतोऽत्रयदिजीवतिदर्शयाऽऽशुत्वंवैक्षमासकलशोकविनाशनाय॥५८॥ व्यासउवाच॥एवंस्तुतातदादेवीकृष्णेनाक्लिष्टकर्मणा॥प्रत्यक्षदर्शनाभूत्वातमुवाचजगद्गुरुम्॥५९॥श्रीदेव्युवाच॥शोकंमाकुरुदेवेशशापोऽयंतेपुरातनः॥तस्ययोगेनपुत्रस्तेशंबरेणहृतोबलात्॥६०॥अतस्तेषोडशेवर्षेहत्वातंशंबरंबलात्॥आगमिष्यतिपुत्रस्तेमत्प्रसादान्नसंशयः॥६१॥ व्यासउवाच॥इत्युक्त्वाऽतर्दधेदेवीचंडिकाचंडविक्रमा॥भगवानपिपुत्रस्यशोकंत्यक्त्वाऽभवत्सुखी ॥६२॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेचतुर्थस्कंधेचतुर्विंशोऽध्यायः॥२४॥राजोवाच ॥ संदेहोमेमुनिश्रेष्ठजायतेवचनात्तव ॥ वैष्णवांशेभगवतिदुःखोत्पत्तिविलोक्यच ॥१ ॥ नारायणांशसंभूतोवासुदेवःप्रतापवान् ॥ कथंससूतिकागाराद्धृतोबालोहरेरपि ॥ २ ॥ सुगुप्तनगरेरम्येगुप्तेऽथसूतिकागृहे ॥ प्रविश्यतेनदैत्येनगृहीतोऽसौकथंशिशुः ॥ ३ ॥ नज्ञातोवासुदेवेनचित्रमेतन्ममाद्भुतम् ॥ जायतेमहदाश्चर्यंचित्तेसत्यवतीसुत ॥ ४ ॥

॥ ६१ ॥ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! चण्डविक्रमा देवी चण्डिका इसप्रकार आश्वासप्रद वचनोंसे समुझाकर अन्तर्धान होगई तब भगवान् श्रीकृष्णभी पुत्र शोकको छोड सुखपूर्वक काल व्यतीत करने लगे ॥ ६२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कंधे भाषाटीकायां चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥ राजाने कहा हे मुनिवर ! विष्णुके अंशस्वरूप भगवान् श्रीकृष्णकी दुःखोत्पत्तिका विषय सुनकर आपकी बातमें मुझको संशय उत्पन्न होताहै ॥ १ ॥ देखो, भगवान् वासुदेव साक्षात् नारायणके अंशसे उत्पन्न थे, तो फिर शम्बरासुरने सूतिकागृहसे किसप्रकार उनके पुत्रकाभी हरण किया ? ॥ २ ॥ एक तो मनोरम द्वारका नगरी भली भाँति रक्षित थी, तिसपरभी फिर सूतिकागृह उसके मध्यमें स्थित था, ऐसे स्थानमें इस दैत्यने किसप्रकार प्रवेश कर पुत्रका हरण किया ? ॥ ३ ॥ हे सत्यवती तनय वासुदेव क्यों उसको नहीं जानसके ? यह विषय मुझको अद्भुत बोध होता है और मनमें परम आश्चर्यरसका उदय होता है ॥ ४ ॥



॥

हे जननि । मै शत्रुपुरीमें भी नहीं गया यादवगणभी वहां नहीं गये, यह द्वारावती श्रेष्ठ योधाओंसे रक्षित है तो किसप्रकार मेरी बालकसंतान हरी गई। हे जननि ! मुझको ज्ञात होता है यह आपहीकी मायाका कार्य है. हे देवि ! आपकी मायाका ऐसा प्रभाव तो तीनों लोकमेंही होता है ॥ ५१ ॥ हे देवि ! जब मै ही आपके गुह्यतम चारित्र नहीं जानता तब देहाभिमानी तुच्छबुद्धि जीवोंमें ऐसा कौन है जो आपके चारित्र जाननेमे समर्थ हो ? मेरा बालक पुत्र कहां गया ? किसने उसको हरण किया ? मेरे रक्षकोंने कुछ नहीं देखा. हे अम्बिके ! जानपडता है यह आपकीही कल्पित मायाजवनिका मात्र है ॥ ५२ ॥ हे जननि ! आपके पक्षमें यह आश्चर्यका विषय नहीं है. क्योंकि पतिव्रता रोहिणी देवीके दूर देशमें अवस्थित और पुरुषसंगसे हीन होनेपर भी आपने मेरे सामने पंचममासमेंही मेरी माताके गर्भसे पुत्रको मायाद्वारा सञ्चलित करके फिर बलदेवको प्रसव कराया था सो भी प्रसिद्ध है ॥ ५३ ॥ हे मातः ! आपही सदा गुणोंके द्वारा इस संपूर्ण जगत्की

नाऽहंगतःपरपुरंनचयादवाश्चरक्षावतीवनगरीकिलवीरवर्यैः ॥ मायातवैवजननिप्रकटप्रभावामेबालकःपरिहृतःकुहकेनकेन ॥ ६१ ॥
नोवेद्म्यहंजननितेचरितंसुगुप्तंकोवेदमंदमतिरल्पविदेवदेही ॥ क्वाऽसौगतोममभटैर्नचवीक्षितोवाहर्ताऽम्बिकेजवनिकातवकल्पितेयम् ॥ ६२ ॥
चित्रंनतेऽत्रपुरतोममातृगर्भान्नीतस्त्वयाऽर्धसमयेकिलमायथाऽसौ ॥ यंरोहिणीहलधरंसुषुवेप्रसिद्धंदूरेस्थितापतिपरामिथुनंविनाऽपि ॥६३॥
सृष्टिंकरोषिजगतामनुपालनंचनाशंतथैवपुनरप्यनिशंगुणैस्त्वम् ॥ कोवेदतेंऽबचरितंदुरितांतकारिप्रायेणसर्वमखिलंविहितंत्वयैतत् ॥ ६४ ॥
उत्पाद्यपुत्रजननप्रभवंप्रमोदंदत्त्वापुनर्विरहजंकिलदुःखभारम्॥ त्वंक्रीडसेसुललितैःखलुतैर्विहारैर्नोचेत्कथंममसुतास्तिरतिर्वृथास्यात् ॥ ६५ ॥
माताऽस्यरोदितिभृशंकुररीवबालाद्दुःखंतनोतिममसन्निधिगासदैव ॥ कष्टंनवेत्सिललितेप्रमितप्रभावेमातस्त्वमेवशरणंभवपीडितानाम् ॥६६॥
सीमासुखस्यसुतजन्मतदीयनाशोदुःखस्यदेविभवनेविबुधावदंति ॥ तर्किंकरोमिजननिप्रथमेप्रनष्टेपुत्रेममाऽद्यहृदयंस्फुटतीवमातः ॥ ६७ ॥

सृष्टि पालन और विनाश कराती हैं. हे अम्ब ! आपके अप्रमेय पापहारक चरित्र कौन जानसक्ता है. हे मातः ! आप बाहुल्यरूपसे इस अखिलके अखिल कार्यका निर्वाह करती है इसमें सन्देह नहीं ॥ ५४ ॥ आपही प्रथम मनुष्यको पुत्रजन्मका आनंद उत्पन्न कराय फिर पुत्र-विरहका दुःख देकर ललित विहार द्वारा सदाही क्रीडा करती है नहीं तो मेरे यहां पुत्रउत्सव वृथा क्यों होता ॥ ५५ ॥ इस बालककी माता दिन रात कुररीके समान रोती है वह नित्य मेरे समीप आनकर अपने मनकी वेदना कहती है हे कृपामयी ! आप अपारिमित प्रभावसंपन्न होकरभी क्या मेरा यह कष्ट नहीं जान सक्तीं ? क्योंकि हे मातः ! आपही भवपीडित जनका एकमात्र आश्रय हैं इसमें सशय नहीं ॥ ५६ ॥ हे देवि ! तत्त्वके जाननेवाले मुनिलोग कहते है कि मनुष्यके घर पुत्रजन्मही सुखकी सीमा है और पुत्रका

कालिन्दी, लक्ष्मणा. भद्रा और नाग्नजिती ( नग्नजित राजाकी कन्या ) इनको भिन्न भिन्न समयमें लाय विवाह किया ॥ ४२ ॥ यह आठ स्त्रियेही श्रीकृष्णकी परमशोभना महिषी थीं प्रथम रुक्मिणीके प्रियदर्शन प्रद्युम्न नामक पुत्रको उत्पन्न करनेपर ॥ ४३ ॥ श्रीकृष्णने उसका जातकर्मादि समापन किया इसके उपरान्त शम्बरनामक बलवान् दानव सूतिकागृहसे उस बालक पुत्रको हरण कर ॥ ४४ ॥ अपनी नगरीमें ले जाय मायावतीके हाथमें समर्पण किया. वासुदेव श्रीकृष्ण पुत्रको हरण हुआ जान अति शोकातुर हुए ॥ ४५ ॥ और भक्तियुक्त मनसे भगवतीकी शरणागत हुए जिन्होंने लीलापूर्वकही वृत्रासुर इत्यादि दैत्योंको निहत किया है ॥ ४६ ॥ श्रीकृष्ण परममहत् अक्षर संयुक्त कल्याणदायक मधुरस्वरसे उन्हीं योगमायाकी स्तुति करने लगे ॥ ४७ ॥ हे जननि ! मैने पूर्वजन्ममें धर्म

कालिंदींलक्ष्मणांभद्रांतथानाग्नजितींशुभाम्॥पृथक्पृथक्समानीयाऽप्युपयेमेजनार्दनः ॥४२॥ अष्टावेवमहीपालपत्न्यःपरमशोभनाः॥प्रासूतरुक्मिणीपुत्रंप्रद्युम्नंचारुदर्शनम्॥४३॥जातकर्मादिकंतस्यचकारमधुसूदनः॥हृतोसौसूतिकागेहाच्छंबरेणबलीयसा ॥ ४४ ॥ नीतश्चस्वपुरींबालो मायावत्यैसमर्पितः॥ वासुदेवोहृतंदृष्ट्वापुत्रंशोकसमन्वितः ॥४५॥ जगामशरणंदेवींभक्तियुक्तेनचेतसा॥वृत्रासुरादयोदैत्यालीलयैवययाहताः॥ ॥४६॥ततोऽसौयोगमायायाश्चकारपरमांस्तुतिम्॥वचोभिःपरमोदारैरक्षरैःस्तवनैःशुभैः ॥ ४७॥ श्रीकृष्णउवाच॥मातर्मयातितपसापरितोषितात्वंप्राग्जन्मनिप्रसुमनादिभिरर्चिताऽसि॥धर्मात्मजेनबदरीवनखंडमध्येकिंविस्मृतोजननितेत्वयिभक्तिभावः ॥ ४८ ॥ सूतीगृहादपहृतःकिमु बालकोमेकेनाऽपिदुष्टमनसाऽप्यथकौतुकाद्वा ॥ मानापहारकरणायममाद्यनूनंलज्जातवांबखलुभक्तजनस्ययुक्ता ॥४९॥ दुर्गोमहानतितरांनगरीसुगुप्तातत्राऽपिमेऽतिसदनंकिलमध्यभागे ॥ अंतःपुरेचपिहितंननुसूतिगेहंबालोहृतःखलुतथाऽपिममैवदोषात् ॥ ५० ॥

पुत्र होकर बदरीवनमें तपस्या करके आपको सन्तुष्ट किया है और अनेक भाँतिके उपहारोंसे आपका पूजन किया है. हे मातः ! आपके प्रति मेरा जो भक्तिभाव है वह क्या आप भूलगई है ? ॥ ४८ ॥ हे अम्ब ! क्या कोई दुराशय शत्रु सूतिकागारसे मेरे शिशु सन्तानको हरण करके ले गया है वा कौतुक देखनेके लियेही यह कार्य हुआ है ? किन्तु मुझको बोध होता है कि, निःसंदेह कोई शत्रुपक्षीय पुरुष अपमानित करनेके निमित्त बालकको हरण करके लेगया है जो हो हे मातः ! आपके भक्तजनोकी लज्जा जानी इसप्रकार कभी उपयुक्त नहीं है ॥ ४९ ॥ हे मातः ! मेरी यह द्वारावती अत्यन्त रक्षित है इसमें महान् दुर्ग बनेहुए हैं जिसमें फिर मेरा घर इसके मध्यभागमे अवस्थित है फिर अन्तःपुरमें सूतिकागृह है तोभी अदृष्टदोषसेही मेरा यह बालक पुत्र हत हुआ है यही कहना चाहिये ॥ ५० ॥

है जननि ! मै शत्रुपुरीमें भी नहीं गया यादवगणभी वहां नहीं गये, यह द्वारावती श्रेष्ठ योधाओंसे रक्षित है तो किसप्रकार मेरी बालकसंतान हरी गई है जननि ! मुझको ज्ञात होता है यह आपहीकी मायाका कार्य है. हे देवि ! आपकी मायाका ऐसा प्रभाव तो तीनों लोकमेंही होना है ॥ ५१ ॥ हे देवि ! जब मै ही आपके गुह्यतम चारित्र नहीं जानता तब देहाभिमानी तुच्छबुद्धि जीवोमें ऐसा कौन है जो आपके चारित्र जाननेमें समर्थ हो ? मेरा बालक पुत्र कहां गया ? किसने उसको हरण किया ? मेरे रक्षकोंने कुछ नहीं देखा. हे अम्बिके ! जानपडता है यह आपकीही कल्पित मायाजवनिका मात्र है ॥ ५२ ॥ हे जननि ! आपके पक्षमें यह आश्चर्यका विषय नहीं है. क्योंकि पतिव्रता रोहिणी देवीके दूर देशमें अवस्थित और पुरुषसंगसे हीन होनेपर भी आपने मेरे सामने पंचममासमेंही मेरी माताके गर्भसे पुत्रको मायाद्वारा सश्चलित करके फिर बलदेवको प्रसव कराया था सो भी प्रसिद्ध है ॥ ५३ ॥ हे मातः ! आपही सदा गुणोंके द्वारा इस संपूर्ण जगत्की

नाऽहंगतःपरपुरंनचयादवाश्चरक्षावतीवनगरीकिलवीरवर्यैः ॥ मायातवैवजननिप्रकटप्रभावामेबालकःपरिहृतःकुहकेनकेन ॥ ६१ ॥
नोवेद्म्यहंजननितेचरितंसुगुप्तंकोवेदमंदमतिरल्पविदेवदेही ॥ क्वाऽसौगतोममभटैर्नचवीक्षितोवाहतांऽम्बिकेजवनिकातवकल्पितेयम् ॥ ६२ ॥
चित्रंनतेऽत्रपुरतोममपातृगर्भानीतस्त्वयाऽर्धसमयेकिलमाययाऽसौ ॥ यंरोहिणीहलधरंसुषुवेप्रसिद्धंदूरेस्थितापतिपरामिथुनंविनाऽपि ॥६३॥
सृष्टिंकरोषिजगतामनुपालनंचनाशंतथैवपुनरप्यनिशंगुणैस्त्वम् ॥ कोवेदतेऽत्रचरितंदुरितांतकारिप्रायेणसर्वमखिलंविहितंत्वयैतत् ॥ ६४ ॥
उत्पाद्यपुत्रजननप्रभवंप्रमोदंदत्त्वापुनर्विरहजंकिलदुःखभारम्॥ त्वंक्रीडसेसुललितैःखलुतैर्विहारैर्नोचेत्कथंममसुतातिरतिर्वृथास्यात् ॥ ६५ ॥
माताऽस्यरोदितिभृशंकुररीवबालादुःखंतनोतिममसन्निधिगासदैव ॥ कष्टंनवेत्सिललितेप्रमितप्रभावेमातस्त्वमेवशरणंभवपीडितानाम् ॥६६॥
सीमासुखस्यसुतजन्मतदीयनाशोदुःखस्यदेविभवनेविबुधावदंति ॥ तत्किंकरोमिजननिप्रथमेप्रनष्टेपुत्रेममाऽद्यहृदयंस्फुटतीवमातः ॥ ६७ ॥

सृष्टि पालन और विनाश कराती हैं.हे अम्ब ! आपके अप्रमेय पापहारक चरित्र कौन जानसक्ता है.हे मातः ! आप बाहुल्यरूपसे इस अखिलके अखिल कार्यका निर्वाह करती है इसमें सन्देह नहीं ॥ ५४ ॥ आपही प्रथम मनुष्यको पुत्रजन्मका आनंद उत्पन्न कराय फिर पुत्र–विरहका दुःख देकर ललित विहार द्वारा सदाही क्रीडा करती है नहीं तो मेरे यहां पुत्रउत्सव वृथा क्यों होता ॥ ५५ ॥ इस बालककी माता दिन रात कुररीके समान रोती है वह नित्य मेरे समीप आनकर अपने मनकी वेदना कहती है हे कृपामयी ! आप अपारिमित प्रभावसंपन्न होकरभी क्या मेरा यह कष्ट नहीं जान सक्तीं ? क्योंकि हे मातः ! आपही भवपीडित जनका एकमात्र आश्रय हैं इसमें संशय नहीं ॥ ५६ ॥ हे देवि ! तत्त्वके जाननेवाले मुनिलोग कहते हैं कि मनुष्यके घर पुत्रजन्मही सुखकी सीमा है और पुत्रका

गोवर्द्धनपर्वत धारण किया यह सब वृत्तान्त सुनकर कंसने अपना मरण निश्चय जाना॥ ७॥ इसके उपरान्त जब सुना कि केशी दैत्यभी मारागया है तब अत्यन्त उदास हो धनुर्यज्ञके बहाने बलराम और कृष्ण दोनो भाइयोको मथुरामें बुलानेके लिये उद्योग करने लगा ॥ ८॥ अनन्तर उस पापमति कंसने अमितविक्रम रामकृष्णका विनाश करनेके निमित्त उनको मथुरामें बुलानेके अर्थ अक्रूरको गोकुलमें भेजा॥ ९॥ गान्दिनी पुत्र अक्रूर कंसकी आज्ञानुसार गोकुलमें जाय उन दोनो गोपालोंको रथमें चढाय मथुरामें ले आये ॥ १० ॥ राम और कृष्णने मथुरामें आय प्रथम तो धनुष तोडा, फिर रजक, कुवलयापीड हाथी एवं चाणूर मुष्टिक॥ ११॥ शल और तोशल इत्यादि मल्लोंको मारकर सर्व देवेश्वर हरिने कंसके केश खैचकर लीलापूर्वकही उसको मारडाला ॥ १२ ॥ दोहा—"कंस मार भूभार हर, उग्रसेन करि भूप। कहाँ हमारे मातु पितु, तब बोले सुखरूप" ॥ शत्रुओंके मारनेवाले कृष्णने मातापिताको कारागारसे मुक्तकर उनके मनमें गडे दुःखरूपी

तथाविनिहतःकेशीज्ञात्वाकंसोऽतिदुर्मनाः ॥ धनुर्यागमिषेणाऽऽशुतावानेतुंप्रचक्रमे ॥ ८ ॥ अक्रूरंप्रेषयामासक्रूरःपापमतिस्तदा ॥ आनेतुं रामकृष्णौचवधायाऽमितविक्रमौ ॥ ९ ॥ रथमारोप्यगोपालौगोकुलाद्गांदिनीसुतः ॥ आगतोमथुरायांतुकंसादेशेस्थितःकिल ॥ १० ॥ तावागत्यतदातत्रधनुर्भंगंचचक्रतुः ॥ हत्वाऽथरजकंकामंगजंचाणूरमुष्टिकम् ॥ ११ ॥ शलंचतोशलंचैवनिजघानहरिस्तदा ॥ जघानकंसंदेवेशःकेशैष्वाकृष्यलीलया ॥ १२ ॥ पितरौमोचयित्वाऽथगतदुःखौचकारह ॥ उग्रसेनायराज्यंतद्ददावरिनिषूदनः ॥ १३ ॥ वसुदेवस्तयोस्तत्र मौजीबन्धनपूर्वकम् ॥ कारयामासविधिवद्व्रतबधमहामनाः ॥ १४ ॥ उपनीतौतदातौतुगतौसांदीपनालयम् ॥ विद्याःसर्वाःसमभ्यस्यमथुरामागतौपुनः ॥ १५ ॥ जातौद्वादशवर्षीयौकृतविद्यौमहाबलौ ॥ मथुरायांस्थितौवीरौसुतावानकदुंदुभेः ॥ १६ ॥ मागधस्तुजरासंधोजामातृवधदुःखितः ॥ कृत्वासैन्यसमाजंसमथुरामागतःपुरीम् ॥ १७ ॥ ससप्तदशवारंतुकृष्णेनकृतबुद्धिना ॥ जितःसंग्राममासाद्यमधुपुर्यांनिवासिना ॥ १८ ॥ पश्चाच्चप्रेरितस्तेनसकालयवनाऽभिधः ॥ सर्वम्लेच्छाधिपःशूरोयादवानांभयंकरः ॥ १९ ॥

वाणको निकाला और उग्रसेनको मथुराका राज्य दिया ॥ १३ ॥ अनन्तर महामना वसुदेवने उस स्थानमें मौजी मेखला यज्ञोपवीतके निमित्त बांध; राम और कृष्णको उपनयन प्रदानका व्रत धारण कराया ॥ १४ ॥ वह उपनीत अर्थात् जनेऊ होनेपर सान्दीपन मुनिके पवित्र गृहमें विद्या सीखनेके अर्थ उपस्थित हो शीघ्र सब विद्याका अभ्यासकर फिर मथुरामें आये ॥ १५ ॥ आनकदुन्दुभीके वे दोनों पुत्र मथुरामें वास करते करते जब उनकी अवस्था बारह वर्षकी हुई तब वे सब विषयमें चतुर और महाबलशाली होगये ॥ १६ ॥ इसीसमय मगधराज जरासंध जमाईके मरनेसे अत्यन्त दुःखित हो, असंख्य सेना इकट्ठीकर मथुरामें आया ॥ १७ ॥ मगधराजने इसप्रकार सत्रहवार मथुरा नगरीपर आक्रमण कियाथा, किन्तु कृतबुद्धि महामति मधुपुरनिवासी कृष्णने अपनी बुद्धिसे सत्रहों बार उसको पराजित किया ॥ १८ ॥ अन्तमें जरासंधने यादवोंको भयावह समस्त म्लेच्छके अधिपति वीर्यसम्पन्न कालयवनको मथुरामें आक्रमण करनेको भेज दिया ॥ १९ ॥

मधुसूदन कृष्ण यवनको आता सुन संपूर्ण यादव सत्तम और बलदेवजीको बुलाकर कहने लगे, हे महाभागगण ! ॥ २० ॥ इस समय हमारे घोर शत्रु जरासंधसे महाभय उत्पन्न होता है, अब कालयवन आता है, अतएव क्या करना चाहिये ? ॥ २१ ॥ गृह, धन और सेना परित्याग करके प्राण रक्षाही कर्त्तव्य है. आप जानते हैं, जिस स्थानमे सुखसे वास कियाजाय वही पैतृक स्थान है ॥२२॥ जिस स्थानमें वास करनेसे सदा उद्वेग (दुचिताई) उपस्थित हो, वह स्थान कुलोचित होनेसे भी उसमे वास करना उचित नहीं है इसकारण सुखसहित वास करनेकी इच्छा हो तो पर्वत और सागर—निकटवर्ती प्रदेशमें वास करना चाहिये ॥ २३ ॥ जिस स्थानमे वैरीका भय नहीं होता. पण्डितगण उसी स्थानमें वास करते हैं, भगवान् हारि शेषशाय्याका आश्रय करके समुद्रके भीतर सुखपूर्वक शयन करते हैं ॥२४॥बोध होता है, त्रिपुरारि महादेवजी भी इसीकारण कैलासपर्वतमें वास कररहेहैं कि शत्रुभय न हो मैभी इस स्थानमें शत्रुसे दुःखी हुआ हूं इसकारण अब

श्रुत्वायवनमायांतंकृष्णःसर्वान्यदूत्तमान् ॥ आनाय्यचतथाराममुवाचमधुसूदनः ॥ २० ॥ भयंनोऽत्रसमुत्पन्नंजरासंधान्महाबलात् ॥ किंकर्तव्यंमहाभागायवनःसमुपैतिवै ॥ २१ ॥ प्राणत्राणंप्रकर्तव्यंत्यक्त्वागेहंबलंधनम् ॥ सुखेनस्थीयतेयत्रसदेशःखलुपैतृकः॥ २२ ॥ सदोद्वेगकरःकामंकिंकर्तव्यःकुलोचितः ॥ शैलसागरसान्निध्येस्थातव्यंसुखमिच्छता ॥ २३ ॥ यत्रवैरिभयंनस्यात्स्थातव्यंतत्रपंडितैः ॥ शेषशय्यांसमाश्रित्यहरिःस्वपितिसागरे ॥ २४ ॥ तथैवचभयाद्भीतःकैलासेत्रिपुरार्दनः ॥ तस्मान्नाऽत्रैवस्थातव्यमस्माभिःशत्रुतापितैः॥ ॥ २५ ॥ द्वारवत्यांगमिष्यामःसहिताःसर्वएववै ॥ कथितागरुडेनाऽद्यरम्याद्वारवतीपुरी ॥ २६ ॥ रेवताचलसांनिध्येसिंधुकूलेमनोहरा ॥ व्यासउवाच ॥तच्छ्रुत्वावचनंतथ्यंसर्वेयादवपुंगवाः ॥ २७ ॥ गमनायमतिंचक्रुःसकुटुंबाःसवाहनाः ॥ शकटानितथोष्ट्राश्चवाम्यश्चमहिषास्तथा ॥२८॥ धनपूर्णानिकृत्वातेनिर्ययुर्नगराद्बहिः ॥ रामकृष्णौपुरस्कृत्यसर्वेतेसपरिच्छदाः ॥ २९॥ अग्रेकृत्वाप्रजाःसर्वाश्चेलुःसर्वेयदूत्तमाः॥ कतिचिद्दिवसैःप्रापुःपुरींद्वारवतींकिल ॥३०॥ शिल्पिभिःकारयामासजीर्णोद्धारंहिमाधवः ॥ संस्थाप्ययादवांस्तत्रतावेतौबलकेशवौ ॥ ३१॥

इस स्थानमे मेरा रहना युक्तिसंगत नहीं है ॥२५॥हम स्वजन और धनादि संग लेकर द्वारावती नगरीमें जायँ. पक्षिराज गरुडने मुझको उस द्वारावतीका विषय भलीभाँति विदित किया है ॥२६॥ वह मनोहर नगरी रैवतक नामक पर्वतके समीप समुद्रके तटपर वसीहुईहै। व्यासजी बोले प्रधान प्रधान यादवगणोने श्रीकृष्णके इसप्रकार हितकर वचन सुन ॥ २७ ॥ संपूर्ण स्वजन और वाहनोंके सहित उस स्थानमें जानेकी इच्छा की तब उनके जो सब ऊंट घोडे और महिषादि थे ॥ २८ ॥ उनको इकट्ठा कर और संपूर्ण शकटों(गाडियों)को धन रत्नादिसे भर नगरसे बाहर हुए राम और कृष्ण आगे आगे चलनेलगे॥२९॥पीछे पीछे सब यादवगण और आगे२ प्रजागणके झुण्डके झुंड चले वे कुछ दिनों चलकर द्वारावती पहुँचे॥३०॥अनन्तर द्वारकाके जो जो स्थान पुराने और नष्ट होगये थे श्रीकृष्णने शिल्पकारोंसे उन

सब स्थानोंका सत्कार कराया बलराम और केशव यादवोंको उस स्थानमे रख ॥ ३१ ॥ आप दोनों जन शीघ्र मथुरामें आय उस जनशून्य पुरीमें वास करने लगे. इस ओर महाबलशाली यवनराज उसी समय मथुरामें आनकर उपस्थित हुआ ॥ ३२ ॥ श्रीकृष्ण यवनपतिके आनेका वृत्तान्त जानकर नगरके बाहर निकले जनार्दन भगवान् मधुसूदन ॥ ३३ ॥ पीतवसनमें सुसज्जित होकर हँसते हँसते पैदलही कालयवनके सन्मुख उपस्थित हुए. क्रूरमति यवनपतिने कमल लोचन श्रीकृष्णको सन्मुख उपस्थित देख ॥ ३४ ॥ पकडनेको पैदलही उनका अनुसरण किया तब भगवान् मधुसूदन जिस स्थानमे महाबल राजर्षि मुचुकुन्द गाढ निद्रामे मग्न था ॥ ३५ ॥ कालयवनको लेकर क्रमक्रमसे उसी स्थानमें जाकर उपस्थित हुए श्रीकृष्ण मुचुकुन्दको देखतेही उसी स्थानमे छिपगये ॥ ३६ ॥

तरसामथुरामेत्यसंस्थितौनिर्जनांपुरीम् ॥ तदातत्रैवसंप्राप्तोबलवान्यवनाधिपः ॥ ३२ ॥ ज्ञात्वैनमागतंकृष्णोनिर्ययौनगराद्बहिः ॥ पदातिरग्रे तस्याऽभूद्यवनस्यजनार्दनः ॥३३॥ पीतांबरधरःश्रीमान्प्राहसन्मधुसूदनः ॥ तंदृष्ट्वापुरतोयांतंकृष्णंकमललोचनम् ॥ ३४ ॥ यवनोऽपिपदातिः सन्पृष्ठतोऽनुगतःखलः॥प्रसुप्तोयत्रराजर्षिर्मुचुकुंदोमहाबलः॥३५॥प्रययौभगवांस्तत्रसकालयवनोहरिः॥ तत्रैवांतर्दधेविष्णुर्मुचुकुंदंसमीक्ष्यच॥ ॥३६॥तत्रैवयवनःप्राप्तःसुप्तभूतमपश्यत॥मत्वातंवासुदेवंसपादेनाताडयन्नृपम्॥३७॥प्रबुद्धःक्रोधरक्ताक्षस्तंददाहमहाबलः॥ तंदग्ध्वामुचुकुंदोऽथ ददर्शकमलेक्षणम्॥३८॥ वासुदेवंसुदेवेशंप्रणम्यप्रस्थितोवनम् ॥ जगामद्वारकांकृष्णोबलदेवसमन्वितः ॥३९॥ उग्रसेनंनृपंकृत्वाविजहारयथा रुचि ॥ अहरद्रुक्मिणींकामंशिशुपालस्वयंवरात्॥४०॥राक्षसेनविवाहेनचक्रेदारविधिंहरिः॥ततोजांबवतींसत्यांमित्रविंदांचभामिनीम्॥४१॥

तब यवनराजने भी वहाँ पहुँच उस निद्राभिभूत राजर्षिको देखा उस क्रूरमति यवनने उनको वासुदेव जान उनके अंगपर पदाघात किया ॥ ३७ ॥ महाबल नृपति मुचुकुन्द जागरितहो क्रोधसे लोहितलोचन हुए और तत्काल उस पापिष्ठ यवनको दृष्टिसे भस्म करदिया यवनको भस्म करके नृपति मुचुकुन्दने कमललोचन श्रीकृष्णका दर्शन किया ॥ ३८ ॥ फिर वह देवप्रवर वासुदेवको प्रणाम करके वनमें चला गया ॥ इसके उपरान्त श्रीकृष्ण बलदेवजीके सहित द्वारकानगरीमें आय ॥ ३९ ॥ उग्रसेनको राजा कर यथेच्छ विहार करने लगे. फिर कुछ काल बीतनेपर जनार्दनने शिशुपालके विवाहमें विदर्भराज भवनमें जो स्वयंवरसभाका आडम्बर हुआ था. वहांसे रुक्मिणीको हरण करके ॥ ४० ॥ राक्षस विधिके अनुसार उसका पाणिग्रहण किया हे महाराज ! इसके उपरान्त उन्होंने जाम्बवती, सत्यभामा. मित्रविन्दा ॥ ४१ ॥

कालिन्दी, लक्ष्मणा. भद्रा और नाग्नजिती ( नग्नजित राजाकी कन्या ) इनको भिन्न भिन्न समयमें लाय विवाह किया ॥ ४२ ॥ यह आठ स्त्रियेंही श्रीकृष्णकी परमशोभना महिषी थीं प्रथम रुक्मिणीके प्रियदर्शन प्रद्युम्न नामक पुत्रको उत्पन्न करनेपर ॥ ४३ ॥ श्रीकृष्णने उसका जातकर्मादि समापन किया इसके उपरान्त शम्बरनामक बलवान् दानव सूतिकागृहसे उस बालक पुत्रको हरण कर ॥ ४४ ॥ अपनी नगरीमें ले जाय मायावतीके हाथमें समर्पण किया. वासुदेव श्रीकृष्ण पुत्रको हरण हुआ जान अति शोकातुर हुए ॥ ४५ ॥ और भक्तियुक्त मनसे भगवतीकी शरणागत हुए जिन्होंने लीलापूर्वकही वृत्रासुर इत्यादि दैत्योंको निहत किया है ॥ ४६ ॥ श्रीकृष्ण परममहत् अक्षर संयुक्त कल्याणदायक मधुरस्वरसे उन्हीं योगमायाकी स्तुति करने लगे ॥ ४७ ॥ हे जननि ! मैंने पूर्वजन्ममें धर्म

कालिंदींलक्ष्मणांभद्रांतथानाग्नजितींशुभाम्॥पृथक्पृथक्समानीयाऽप्युपयेमेजनार्दनः॥४२॥ अष्टावेवमहीपालपत्न्यःपरमशोभनाः॥प्रासूतरुक्मिणीपुत्रंप्रद्युम्नंचारुदर्शनम्॥४३॥जातकर्मादिकंतस्यचकारमधुसूदनः॥हृतोसौसूतिकागेहाच्छंबरेणबलीयसा ॥ ४४ ॥ नीतश्चस्वपुरींबालोमायावत्यैसमर्पितः॥ वासुदेवोहृतंदृष्ट्वापुत्रंशोकसमन्वितः ॥४५॥ जगामशरणंदेवींभक्तियुक्तेनचेतसा॥वृत्रासुरादयोदैत्यालीलयैवययाहताः॥॥४६॥ततोऽसौयोगमायायाश्चकारपरमांस्तुतिम्॥वचोभिःपरमोदारैरक्षरैःस्तवनैःशुभैः ॥ ४७॥ श्रीकृष्णउवाच॥मातर्मयातितपसापरितोषितात्वंप्राग्जन्मनिप्रसुमनादिभिरर्चिताऽसि॥धर्मात्मजेनबदरीवनखंडमध्येकिंविस्मृतोजननितेत्वयिभक्तिभावः ॥ ४८ ॥ सूतीगृहादपहृतःकिमुबालकोमेकेनाऽपिदुष्टमनसाऽप्यथकौतुकाद्वा ॥ मानापहारकरणायममाद्यनूनंलज्जातवांबखलुभक्तजनस्ययुक्ता ॥४९॥ दुर्गोमहानतितरांनगरीसुगुप्तातत्राऽपिमेऽतिसदनंकिलमध्यभागे॥ अंतःपुरेचपिहितंननुसूतिगेहंबालोहृतःखलुतथाऽपिममैवदोषात् ॥ ५० ॥

पुत्र होकर बदरीवनमें तपस्या करके आपको सन्तुष्ट किया है और अनेक भाँतिके उपहारोंसे आपका पूजन किया है. हे मातः ! आपके प्रति मेरा जो भक्तिभाव है वह क्या आप भूलगई है ? ॥ ४८ ॥ हे अम्ब ! क्या कोई दुराशय शत्रु सूतिकागारसे मेरे शिशु सन्तानको हरण करके ले गया है वा कौतुक देखनेके लियेही यह कार्य हुआ है ? किन्तु मुझको बोध होता है कि, निःसंदेह कोई शत्रुपक्षीय पुरुष अपमानित करनेके निमित्त बालकको हरण करके लेगया है जो हो हे मातः ! आपके भक्तजनोंकी लज्जा जानी इसप्रकार कभी उपयुक्त नहीं है ॥ ४९ ॥ हे मातः ! मेरी यह द्वारावती अत्यन्त रक्षित है इसमें महान् दुर्ग बनेहुए हैं जिसमें फिर मेरा घर इसके मध्यभागमें अवस्थित है फिर अन्तःपुरमें सूतिकागृह है तोभी अदृष्टदोषसेही मेरा यह बालक पुत्र हत हुआ है यही कहना चाहिये ॥ ५० ॥

हे दानवगण ! तुमलोग सभी मेरे कार्य्यसिद्धिको जाओ ॥ ४९ ॥ तुम जिसकिसी स्थानमेंही बालकको उत्पन्न होता देखकर हनन करो यह बालकघातिनी पूतना
अभी नन्दके गोकुलमें जाय ॥ ५० ॥ मेरी आज्ञासे उत्पन्न हुए बालकमात्रकोही विनाश करे धेनुक वत्सक केशी प्रलम्ब और बकादि ॥५१॥ तुम सब लोगभी
मेरा कार्य्यसाधन करनेके लिये उस गोकुलमें वास करते रहो खल भूपाल कंस असुरगणोंको इसप्रकार आज्ञा दे अपने घर जाय ॥५२॥निरन्तर इस विषयकी
चिन्ता कर अत्यन्त भयातुर और दीन होने लगा ॥ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे चतुर्थस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ व्यासजी
बोले हे महाराज ! उधर प्रातःकालके समय नन्दके घर पुत्रजन्मका महोत्सव आरम्भ हुआ तदनन्तर कंसराजने किम्वदन्ती और दूतके द्वारा जाना कि ॥ १ ॥

जातमात्राश्चहंतव्याबालकायत्रकुत्रचित् ॥ पूतनैषाव्रजत्वद्यबालघ्नीनंदगोकुलम् ॥ ५० ॥ जातमात्रान्विनिघ्नंतीशिशूंस्तत्रममाऽऽज्ञया ॥
धेनुकोवत्सकःकेशीप्रलंबोबकएवच ॥ ५१ ॥ सर्वेतिष्ठंतुतत्रैवममकार्यचिकीर्षया ॥ इत्याऽऽज्ञाप्याऽसुरान्कंसोययौनिजगृहंखलः ॥ ५२ ॥
चिंताविष्टोऽतिदीनात्माचिंतयित्वैवतंपुनः ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेचतुर्थस्कंधेत्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ व्यासउवाच ॥ प्रातर्न
दगृहेजातःपुत्रजन्ममहोत्सवः ॥ किंवदंत्यथकंसेनश्रुताचारमुखादपि ॥ १ ॥ जानातिवसुदेवस्यदारास्तत्रवसंतिहि ॥ पशवोदासवर्गश्चसर्वे
तेनंदगोकुले ॥ २ ॥ तेनशंकासमाविष्टोगोकुलंप्रतिभारत ॥ नारदेनाऽपितत्सर्वकथितंकारणंपुरा ॥ ३ ॥ गोकुलेयेचनंदाद्यास्तत्पन्यश्चसु
रांशजाः ॥ देवकीवसुदेवाद्याःसर्वेतेशत्रवःकिल ॥ ४ ॥ इतिनारदवाक्येनबोधितोऽसौकुलाऽधमः ॥ जातःकोपमनाराजन्कंसःपरमपापकृत्॥
॥ ५ ॥ पूतनानिहतातत्रकृष्णेनाऽमिततेजसा ॥ बकोवत्सासुरश्चाऽपिधेनुकश्चमहाबलः ॥ ६ ॥ प्रलंबोनिहतस्तेनतथागोवर्धनोधृतः ॥ श्रुत्वै
तत्कर्मकंसस्तुमेनेमरणमात्मनः ॥ ७ ॥

नन्दके गोकुलमे पुत्रजन्मके कारण महोत्सव आरम्भ हुआहै इससे पहले वह जानता था कि वसुदेवकी पत्नी पशुगण और दासगण सभी गोकुलमें नन्दके घर वास करते
है॥ २॥हे राजन्!इन सब कारणोंसे कंसराज गोकुलपर सन्देह करता था विशेष करके देवर्षि नारदने भी पूर्वमें उससे इस प्रकार कहा था कि॥३॥नन्दादि जो जो
गोपगण गोकुलमे वास करते है वे और उनकी सब पत्नी तथा देवकी और वसुदेव इत्यादि सब ही देवताओके अंशसे उत्पन्न हैं अतएव वे सभी तुम्हारे शत्रु है ॥४॥
नारदके इन सब वचनोसे प्रबोधित होकर वह परम पापाचारी कुलाधम कंस अत्यन्त क्रोधित हुआ था॥५॥और पूतना वक वत्स धेनुक तथा प्रलम्ब इत्यादि महा
बलशाली दुर्दान्त दानवोंको गोकुलमें भेजा था। अमितपराक्रमशाली कृष्णने उन सबको ही विनाश किया॥६॥प्रलम्बको मार गोप और महिषादिकी रक्षाके निमित्त

कालिन्दी, लक्ष्मणा, भद्रा और नाग्नजिती ( नग्नजित राजाकी कन्या ) इनको भिन्न भिन्न समयमे लाय विवाह किया ॥ ४२ ॥ यह आठ स्त्रियेंही श्रीकृष्णकी परमशोभना महिषी थीं प्रथम रुक्मिणीके प्रियदर्शन प्रद्युम्न नामक पुत्रको उत्पन्न करनेपर ॥ ४३ ॥ श्रीकृष्णने उसका जातकर्मादि समापन किया इसके उपरान्त शम्बरनामक बलवान् दानव सूतिकागृहसे उस बालक पुत्रको हरण कर ॥ ४४ ॥ अपनी नगरीमें ले जाय मायावतीके हाथमे समर्पण किया. वासुदेव श्रीकृष्ण पुत्रको हरण हुआ जान अति शोकातुर हुए ॥ ४५ ॥ और भक्तियुक्त मनसे भगवतीकी शरणागत हुए जिन्होंने लीलापूर्वकही वृत्रासुर इत्यादि दैत्योंको निहत किया है ॥ ४६ ॥ श्रीकृष्ण परममहत् अक्षर संयुक्त कल्याणदायक मधुरस्वरसे उन्हीं योगमायाकी स्तुति करने लगे ॥ ४७ ॥ हे जननि ! मैने पूर्वजन्ममें धर्म

कालिंदींलक्ष्मणांभद्रांतथानाग्नजितींशुभाम्॥पृथक्पृथक्समानीयाऽप्युपयेमेजनार्दनः॥४२॥ अष्टावेवमहीपालपत्न्यःपरमशोभनाः॥प्रासूतरुक्मिणीपुत्रंप्रद्युम्नंचारुदर्शनम्॥४३॥जातकर्मादिकंतस्यचकारमधुसूदनः॥हृतोसौसूतिकागेहाच्छंबरेणबलीयसा ॥ ४४ ॥ नीतश्चस्वपुरींबालोमायावत्यैसमर्पितः॥ वासुदेवोहृतंदृष्ट्वापुत्रंशोकसमन्वितः ॥४५॥ जगामशरणंदेवींभक्तियुक्तेनचेतसा॥वृत्रासुरादयोदैत्यालीलयैवययाहताः॥॥४६॥ततोऽसौयोगमायायाश्चकारपरमांस्तुतिम्॥वचोभिःपरमोदारैरक्षरैःस्तवनैःशुभैः ॥ ४७॥ श्रीकृष्णउवाच॥मातर्मयातितपसापरितोषितात्वंप्राग्जन्मनिप्रसुमनादिभिरर्चिताऽसि॥धर्मात्मजेनबदरीवनखंडमध्येकिंविस्मृतोजननितेत्वयिभक्तिभावः ॥ ४८ ॥ सूतीगृहादपहृतःकिमुबालकोमेकेनाऽपिदुष्टमनसाऽप्यथकौतुकाद्वा ॥ मानापहारकरणायममाद्यनूनंलज्जातवांबखलुभक्तजनस्ययुक्ता ॥४९॥ दुर्गोमहानतितरांनगरीसुगुप्तातत्राऽपिमेऽतिसदनंकिलमध्यभागे॥ अंतःपुरेचपिहितंननुसूतिगेहंबालोहृतःखलुतथाऽपिममैवदोषात् ॥ ५० ॥

पुत्र होकर बदरीवनमे तपस्या करके आपको सन्तुष्ट किया है और अनेक भाँतिके उपहारोंसे आपका पूजन किया है. हे मातः ! आपके प्रति मेरा जो भक्तिभाव है वह क्या आप भूलगई है ? ॥ ४८ ॥ हे अम्ब ! क्या कोई दुराशय शत्रु सूतिकागारसे मेरे शिशु सन्तानको हरण करके ले गया है वा कौतुक देखनेके लियेही यह कार्य हुआ है ? किन्तु मुझको बोध होता है कि, निःसंदेह कोई शत्रुपक्षीय पुरुष अपमानित करनेके निमित्त बालकको हरण करके लेगया है जो हो हे मातः ! आपके भक्तजनोंकी लज्जा जानी इसप्रकार कभी उपयुक्त नहीं है ॥ ४९ ॥ हे मातः ! मेरी यह द्वारावती अत्यन्त रक्षित है इसमे महान् दुर्ग बनेहुए हैं जिसमे फिर मेरा घर इसके मध्यभागमें अवस्थित है फिर अन्तःपुरमें सूतिकागृह है तोभी अदृष्टदोषसेही मेरा यह बालक पुत्र हृत हुआ है यही कहना चाहिये ॥ ५० ॥

जय हो ब्रह्माजीने यह वचन सुनकर तथास्तु कहा ॥५५॥ वर देकर ब्रह्माजी शीघ्रही अपने स्थानको चलेगये, तब दैत्यने पातालसे अपने आश्रित ॥ ५६॥ दैत्योंको बुलाय ब्रह्माका वर सुनाया, वे सब असुर आकर दैत्यपतिको घेर लेते हुए ॥५७॥ और युद्धके निमित्त अमरावतीमें दूतको भेजा दूतके वचन सुनकर देवराज भयसे कंपित हुए॥५८॥ और देवताओंके साथ शीघ्रही ब्रह्मलोकको गये, फिर ब्रह्माजी विष्णुको लेकर शंकरके स्थानमे गये ॥५९॥ और उस दैत्यके मारनेका विचार करने लगे, इसी समय वह दैत्य सेना लिये॥६०॥ बडी शीघ्रतासे स्वर्गको चला सूर्य, चन्द्र, यम, अग्नि इन सबके अधिकारोको पृथक् पृथक् ॥६१॥लेकर आप अनेक रूप धारणकर तपसे स्वर्ग भोगने लगा यह सब देवता अपने अपने स्थानसे भ्रष्ट हो कैलासको गये॥६२॥और सब देवता अपना

दत्त्वावरंजगामाऽऽशुपद्मजःस्वंनिकेतनम् ॥ ततोरुणाख्योदैत्यस्तुपातालात्स्वाश्रयस्थितान् ॥ ५६ ॥ दैत्यानाकारयामासब्रह्मणोवरदर्पितः॥ आगत्यतेऽसुराःसर्वेदैत्येशंतंप्रचक्रिरे॥५७॥ दूतंचप्रेषयामासुर्युद्धार्थममरावतीम्॥दूतवाक्यंतदाश्रुत्वादेवराड्भयकंपितः॥५८॥देवैःसार्धजगामाऽऽशुब्रह्मणःसदनंप्रति ॥ ब्रह्मविष्णूपुरस्कृत्यजग्मुस्तेशंकरालयम्॥५९॥विचारंचक्रिरेतत्रवधार्थंतेसुरद्रुहाम्॥ एतस्मिन्समयेतत्रदैत्यसेनासमावृतः॥६०॥अरुणाख्योदैत्यराजोजगामाऽऽशुत्रिविष्टपम् ॥ सूर्येंदुयमवह्नीनामधिकारान्पृथक्पृथक् ॥६१ ॥ स्वयंचकारतपसानानारूपधरोमुने॥स्वस्वस्थानच्युताःसर्वेजग्मुःकैलासमंडलम्॥६२॥ शशंसुःशंकरंदेवाःस्वस्वदुःखंपृथक्पृथक् ॥ महान्विचारस्तत्राऽऽसीत्किंकर्तव्यमतःपरम्॥६३॥नयुद्धेनचशस्त्रास्त्रैर्नपुंभ्योनापियोषितः॥ द्विपाद्भ्योवाचतुष्पाद्भ्योनोभयाकारतोऽपिवा॥६४॥मृत्युर्भवेदितिब्रह्माप्रोवाचवचनंयतः ॥ इतिचिंतातुराःसर्वेकर्तुंकिंचिन्नचक्षमाः॥६५॥ एतस्मिन्समयेतत्रवागभूदशरीरिणी ॥ भजध्वंभुवनेशानींसावःकार्यंविधास्यति॥६६॥ गायत्रीजपसंसक्तोदैत्यराड्यदितांत्यजेत् ॥ मृत्युयोग्यस्तदाभूयादित्युच्चैस्तोपकारिणी ॥ ६७ ॥ श्रुत्वादैवींतथावाणींमंत्रयामासुरादृताः ॥ बृहस्पतिंसमाहूयवचनंप्राहदेवराट् ॥ ६८ ॥ गुरोगच्छसुराणांतुकार्यार्थमसुरंप्रति ॥ यथाभवेच्चगायत्रीत्यागस्तस्यतथाकुरु ॥ ६९ ॥

अपना दुःख पृथक् पृथक् शिवजीसे निवेदन करने लगे, उस स्थानमें बडा विचार प्रारंभ हुआ कि, हमको अब क्या करना चाहिये ॥६३॥ युद्ध,अस्त्र,शस्त्र पुरुष, स्त्री, दुपाये, चौपाये वा दोनों प्रकारके जीवोंसे॥ ६४ ॥मृत्यु न हो यही उसको ब्रह्माजीका वरदान है, ऐसा विचार कर वे कुछ भी करनेमे समर्थ न हुए॥६५॥ इसी समय अशरीरिणी वाणी हुई तुम ईशानीका भजन करो वह तुम्हारा कार्य करैगी ॥ ६६ ॥ यह दैत्यराज गायत्रीका जप निरन्तर करता है, जो उसको त्याग देगा तो यह वधके योग्य होगा ऐसी संतोपकारिणी वाणी हुई ॥६७॥ देवीकी यह वाणी सुन आदरसे देवता मंत्रणा करने लगे तब बृहस्पतिको बुलाकर इन्द्रने कहा ॥६८॥ हे गुरुदेव । आप देवकार्यसिद्धिके निमित्त असुरके पास जाओ जिस प्रकार वह गायत्रीका त्याग करै तैसा करो ॥ ६९ ॥

यह क्या है यह क्याहै यह कहकर सबदेवता कंपित होगयेऔर सब लोक संत्रस्त होकर ब्रह्माजीकी शरणमें गये॥ ४३ ॥ब्रह्माजी देवतोंकीविज्ञापना सुनकर गायत्रीके सहित हंसपर आरूढ होकर गये॥ ४४ ॥जो कि वह दैत्य प्राणमात्रसे अवशिष्ट सैकडो नसोंसे व्याप्त,सूखा पेट,दुवला शरीर ध्यानसे नेत्र मीचे था॥४५॥तेजसे दीप्त दूसरी अग्निकी समान उसको देखा,तब ब्रह्माजी बोले हे भद्र!जो तुम्हारे मनमें आवे सो वर मांगो॥ ४६ ॥जब श्रवणमात्रसेही संतोषकारक वाक्य सुना तब अरुणने यह वाणी सुधाधाराकी समान मानी॥ ४७॥आँख खोलतेही आगे गायत्रीसहित चारों वेदोंसे संयुक्त॥ ४८॥रुद्राक्षकी माला लिये कुंडिका हाथमें लिये,ओंकारका

किमिदंकिमिदंचेतिदेवाःसर्वेचकंपिरे ॥ संत्रस्ताःसकलालोकाब्रह्माणंशरणंययुः ॥ ४३ ॥ विज्ञापितंदेववरैःश्रुत्वातत्रचतुर्मुखः ॥ गायत्रीसहितोहंससमारूढोययौमुदा ॥ ४४ ॥ प्राणमात्रावशिष्टंतंधमनीशतसंकुलम् ॥ शुष्कोदरंक्षामगात्रंध्यानमीलितलोचनम् ॥ ४५ ॥ ददर्शतेजसादीप्तंद्वितीयमिवपावकम् ॥ वरंवरयभद्रंतेवत्सयन्मनसिस्थितम्॥४६॥श्रुतिमात्रेणसंतोषकारकंवाक्यमूचिवान्॥श्रुत्वाब्रह्मसुखाद्वाणींसुधाधारामिवारुणः ॥४७ ॥ उन्मीलिताक्षःपुरतोददर्शजलजोद्भवम् ॥ गायत्रीसहितंदेवंचतुर्वेदसमन्वितम् ॥ ४८ ॥ अक्षस्रक्कुंडिकाहस्तंजपतंब्रह्मशाश्वतम् ॥ दृष्ट्वोत्थायननामाऽथस्तुत्वाचविविधैःस्तवैः ॥ ४९ ॥ वरंवव्रेस्वबुद्धिस्थंमाभवेन्मृत्युरित्यपि ॥ श्रुत्वाऽरुणवचोब्रह्माबोधयामाससादरम् ॥ ५० ॥ ब्रह्मविष्णुमहेशाद्यामृत्युनाकवलीकृताः ॥ तदाऽन्येषांतुकावार्तामरणेदानवोत्तम ॥ ५१ ॥ वरंयोग्यंततोब्रूहिदातुंयःशक्यतेमया ॥ नाऽत्राऽऽग्रहंप्रकुर्वंतिबुद्धिमंतोजनाःक्वचित्॥५२॥ इतिब्रह्मवचःश्रुत्वापुनःप्रोवाचसादरम्॥ नयुद्धेनचशस्त्रास्त्रान्नपुंभ्योनापियोषितः ॥ ५३ ॥ द्विपाद्भ्योवाचतुष्पाद्भ्योनोभयाकारतस्तथा ॥ भवेन्मेमृत्युरित्येवंदेवदेहिवरंप्रभो ॥ ५४ ॥ बलंचविपुलंदेहियेनदेवजयोभवेत् ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वातथास्त्वितिवचोऽब्रवीत् ॥ ५५ ॥

जप करते ब्रह्माजीको देखा,देखतेही प्रणाम करनेके उपरान्त अनेक स्तोत्रोंसे स्तुतिकर॥४९॥यह बुद्धिसे विचार कर वर मांगा कि मेरी मृत्यु न हो,अरुणके वचन सुन ब्रह्मा आदरसे समझाने लगे॥५०॥जब ब्रह्मा,विष्णु,महेश,भी कालधर्म मानते हैं तो हे दानव!मरणमें औरोंकी तो वातही क्या है ॥ ५१॥ तुम वरके योग्य मांगो जिसको मै देसकूं,बुद्धिमान् पुरुष इसमें आग्रह नहीं करते॥५२॥यह ब्रह्माके वचन सुन फिर वह दैत्य आदरसे बोला कि युद्धमें शस्त्र, अस्त्र,पुरुष,स्त्री॥५३॥ द्विपाये, चौपाये ,वा दोनो प्रकारके आकारवाले इनमें किसीसे भी मेरी मृत्यु न हो, हे देव ! यही वर दो ॥५४॥ हे देव ! इतना अधिक बल दो जिससे मेरी

जय हो ब्रह्माजीने यह वचन सुनकर तथास्तु कहा ॥५५॥ वर देकर ब्रह्माजी शीघ्रही अपने स्थानको चलेगये, तब दैत्यने पातालमें अपने आश्रित ॥ ५६॥
दैत्योंको बुलाय ब्रह्माका वर सुनाया, वे सब असुर आकर दैत्यपतिको घेर लेते हुए ॥५७॥ और युद्धके निमित्त अमरावतीमें दूतको भेजा दूतके वचन सुनकर
देवराज भयसे कंपित हुए॥५८॥ और देवताओंके साथ शीघ्रही ब्रह्मलोकको गये, फिर ब्रह्माजी विष्णुको लेकर शंकरके स्थानमें गये ॥५९॥ और उस दैत्यके
मारनेका विचार करने लगे, इसी समय वह दैत्य सेना लिये॥६०॥बडी शीघ्रतासे स्वर्गको चला सूर्य, चन्द्र, यम, अग्नि इन सबके अधिकारोंको पृथक् पृथक्
॥६१॥लेकर आप अनेक रूप धारणकर तपसे स्वर्ग भोगने लगा यह सब देवता अपने अपने स्थानसे भ्रष्ट हो कैलासको गये॥६२॥और सब देवता अपना

दत्त्वावरंजगामाऽऽशुपद्मजःस्वंनिकेतनम् ॥ ततोरुणाख्योदैत्यस्तुपातालात्स्वाश्रयस्थितान् ॥ ५६ ॥ दैत्यानाकारयामासब्रह्मणोवरदर्पितः॥
आगत्यतेऽसुराःसर्वेदैत्येशंतंप्रचक्रिरे॥५७॥ दूतंचप्रेषयामासयुद्धार्थममरावतीम्॥दूतवाक्यंतदाश्रुत्वादेवराड्भयकंपितः॥५८॥देवैःसार्धंजगा
माऽऽशुब्रह्मणःसदनंप्रति ॥ ब्रह्मविष्णूपुरस्कृत्यजग्मुस्तेशंकरालयम्॥५९॥विचारंचक्रिरेतत्रवधार्थंतेमुदुर्हाम्॥ एतस्मिन्समयेतत्रदैत्यसेनास
मावृतः॥६०॥अरुणाख्योदैत्यराजोजगामाऽऽशुत्रिविष्टपम् ॥ सूर्येंदुयमवह्नीनामधिकारान्पृथक्पृथक् ॥६१॥ स्वयंचकारतपसानानारूपध
रोमुने॥स्वस्वस्थानच्युताःसर्वेजग्मुःकैलासमंडलम्॥६२॥ शशंसुःशंकरंदेवाःस्वस्वदुःखंपृथक्पृथक् ॥ महान्विचारस्तत्राऽऽसीत्किकर्तव्यम
तःपरम्॥६३॥नयुद्धेनचशस्त्रास्त्रैर्नपुंभ्योनापियोषितः॥ द्विपाद्भ्योवाचतुष्पाद्भ्योनाभयाकारतोऽपिवा॥६४॥मृत्युर्भवेदितिब्रह्मप्रोवाचवचनं
यतः ॥ इतिचिंतातुराःसर्वेकर्तुंकिंचिन्नचक्षमाः॥६५॥ एतस्मिन्समयेतत्रवागभूदशरीरिणी ॥ भजध्वंभुवनेशानींसावःकार्यंविधास्यति॥६६॥
गायत्रीजपसंसक्तोदैत्यराड्यदितांत्यजेत् ॥ मृत्युयोग्यस्तदाभूयादित्युच्चैस्तोपकारिणी ॥ ६७ ॥ श्रुत्वादैवींतथावाणींमंत्रयामासुराहताः ॥
बृहस्पतिंसमाहूयवचनंप्राहदेवराट् ॥ ६८ ॥ गुरोगच्छसुराणांतुकार्यार्थमसुरंप्रति ॥ यथाभवेच्चगायत्रीत्यागस्तस्यतथाकुरु ॥ ६९ ॥

अपना दुःख पृथक् पृथक् शिवजीसे निवेदन करने लगे, उस स्थानमें बडा विचार प्रारंभ हुआ कि, हमको अब क्या करना चाहिये ॥६३॥ युद्ध, अस्त्र, शस्त्र
पुरुष, स्त्री, दुपाये, चौपाये वा दोनों प्रकारके जीवोंसे॥६४॥मृत्यु न हो यही उसको ब्रह्माजीका वरदान है, ऐसा विचार कर वे कुछ भी करनेमें समर्थ न हुए॥६५॥
इसी समय अशरीरिणी वाणी हुई तुम ईशानीका भजन करो वह तुम्हारा कार्य करेगी ॥ ६६ ॥ यह दैत्यराज गायत्रीका जप निरन्तर करता है, जो
उसको त्याग देगा तो यह वधके योग्य होगा ऐसी संतोषकारिणी वाणी हुई ॥६७॥ देवीकी यह वाणी सुन आदरसे देवता मंत्रणा करने लगे तब बृहस्पतिको
बुलाकर इन्द्रने कहा ॥६८॥ हे गुरुदेव ! आप देवकार्यसिद्धिके निमित्त असुरके पास जाओ जिस प्रकार वह गायत्रीका त्याग करे वैसा करो ॥ ६९ ॥

देवीकी मट्टीकी मूर्त्ति बनाकर पृथक् पृथक् सेवा की ॥४॥ और अनेक उपचारोंसे आदरपूर्वक पूजा करने लगे तब यह सब तपके सार महाबली॥५॥सूखेपत्ते, वायु भक्षण, तथा जलजीवी मात्र होकर धूमपान रश्मिपान करके महाश्रम करने लगे ॥ ६ ॥ तब इस प्रकार आदरसे उनके आराधन करनेपर सब मोहनाशिनी उज्ज्वल मति उनको प्राप्त हुई ॥ ७ ॥ वे सब देवीके चरणोंका ध्यान करनेवाले मनुके पुत्र हुए, वह मतिकी विमलतासे अपनेमेंही सब जगत् ॥ ८ ॥ देखने लगे, यह बडी अद्भुत बात हुई इस प्रकार बारह वर्षके उपरान्त वह जगदीश्वरी तपस्यासे ॥९॥ सहस्र सूर्यके समान कान्तिमती प्रगट हुई, विमलात्मा वे छः राजपुत्र उनको देखकर ॥ १० ॥ भक्तिसे नम्रअन्तःकरण भावसंयुक्त हो स्तुति करने लगे, राजपुत्र बोले, महेश्वरि, ईशानि, आपकी जय हो आप

विविधैरुपचारैस्तांपूजयामासुराहताः ॥ ततश्चसर्वएवैतेतपःसारामहाबलाः ॥ ५ ॥ जीर्णपर्णाशनावायुभक्षणास्तोयजीवनाः ॥ धूम्रपानरश्मिपानाःक्रमशश्चबहुश्रमाः ॥ ६ ॥ ततस्तेषामादरेणाऽऽराधनंकुर्वतांसदा ॥ विमलामतिरुत्पन्नासर्वमोहविनाशिनी ॥ ७ ॥ बभूवुर्मनुपुत्रास्तेदेवीपादैकचिंतनाः ॥ मत्याविमलयातेषामात्मन्येवाखिलंजगत् ॥ ८ ॥ दर्शनंसंजगामश्रुतदद्भुतविवाभवत् ॥ एवंद्वादशवर्षांतेतपसाजगदीश्वरी ॥ ९ ॥ प्रादुर्बभूवदेवेशीसहस्रार्कसमद्युतिः ॥ तांदृष्ट्वाविमलात्मानोराजपुत्राःपडेवते ॥१०॥ तुष्टुवुर्भक्तिनम्रांतःकरणाभावसंयुताः ॥ राजपुत्राऊचुः ॥ महेश्वरिजयेशानिपरमेकरुणालये ॥ ११ ॥ वाग्भवाराधनप्रीतेवाग्भवप्रतिपादिते ॥ क्लींकारविग्रहेदेविक्लींकारप्रीतिदायिनि ॥ १२ ॥ कामराजमनोमोददायिनीश्वरतोषिणि ॥ महामायेमोदपरेमहासाम्राज्यदायिनि ॥ १३ ॥ विष्ण्वर्कहरशक्रादिस्वरूपेभोगवर्धिनि ॥ एवंस्तुताभगवतीराजपुत्रैर्महात्मभिः ॥ १४ ॥ प्रसादसुमुखीदेवीप्रोवाचवचनंशुभम् ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ राजपुत्रामहात्मानोभवंतस्तपसायुताः ॥ १५ ॥ निष्कल्मषाःशुद्धधियोजातावैमदुपासनात् ॥ वरंमनोगतंसर्वंयाचध्वमविलंबितम् ॥ १६ ॥

परम करुणामयी हो ॥ ११ ॥ सरस्वतीबीजके आराधनसे प्रसन्न होनेवाली, सरस्वतीबीजमें प्रतिपादित 'क्लीं' विग्रहवाली क्लींसे प्रीति देनेवाली ॥ १२॥ कामराज मन्त्र जपनेसे मनको आनन्द देनेवाली, हे ईश्वरको प्रसन्न करनेवाली ! हे महामाया ! हे मोदमें तत्पर ! हे महासाम्राज्यदायिनी ॥ १३ ॥ हे विष्णु, सूर्य, शिव, इन्द्रादिके स्वरूपवाली ! हे भोगकी बढानेवाली ! आपकी जय हो, जब महात्मा राजपुत्रोंने इस प्रकार भगवतीकी स्तुति की ॥ १४ ॥ तब प्रसन्न हो देवी सुन्दर वचन बोली. देवी बोली हे महात्मा राजपुत्रो ! आप बडे तपसे संयुक्त हो ॥ १५ ॥ तुम मेरी उपासनासे पापरहित और शुद्धबुद्धि हुए हो, शीघ्र अपना मनवांछित वर मांगो ॥ १६ ॥

मैं प्रसन्न होकर आपके मनचिन्तित वरको दूंगी राजपुत्र बोले हे देवि ! निष्कंटक राज्य और चिरजीविनी संतान॥ १७॥विघ्नरहित भोग,यश, तेज मति यह सब अकुंठित रहै,यही वर हमै हितकारी है ॥१८॥ श्रीदेवी बोली जो तुम सबके मनमें स्थित है वह सब इसी प्रकार होगा और भी मेरे वाक्य आदरसे सुनो॥ १९॥ तुम सब मन्वन्तरोंक अधिपति होगे और दीर्घजीवी सन्तानको प्राप्त होगे,तथा अनेक भोग भोगोगे॥ २०॥ अखंडित बल ऐश्वर्य तेज और विभूति होगी, हे राजपुत्रो ! मेरे प्रसादसे यह सब कुछ प्राप्त होगा॥ २१॥श्रीनारायण बोले इस प्रकार भ्रामरी जगदम्बिका उनको वरदान देकर उनसे भक्तिद्वारा स्तुतिको प्राप्त हो अन्तर्धान

प्रसन्नाऽहंप्रदास्यामियुष्माकंमनसिस्थितम् ॥ राजपुत्राऊचुः ॥ देविनिष्कंटकंराज्यंसंततिश्चिरजीविनी ॥ १७ ॥ भोगाअव्याहताःकामंयशस्तेजोमतिश्चह ॥ अकुंठितत्वंसर्वेषामेषएववरोहितः ॥ १८ ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ एवमस्तुचसर्वेषांभवतांयन्मनोगतम् ॥ अथान्यदपिमेवाक्यंश्रूयतामादरादिदम् ॥ १९ ॥ भवंतःसर्वएवैतेमन्वंतरपतीश्वराः ॥ संतत्यादीर्घयाभोगैरनेकैरपिसंगमः ॥ २० ॥ अखंडितबलैश्वर्ययशस्तेजोविभूतयः ॥ भवितारोमत्प्रसादाद्राजपुत्राःक्रमेणतु ॥ २१ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ एवंतेभ्योवरान्दत्त्वाभ्रामरीजगदंबिका ॥ अंतर्धानंजगामाऽऽशुभक्त्यातैःसंस्तुतासती ॥ २२ ॥ तेराजपुत्राःसर्वेऽपितस्मिञ्जन्मन्यनुत्तमम् ॥ राज्यंमहीगतान्भोगान्बुभुजुश्चमहौजसः ॥ २३ ॥ संततिंचाऽखंडितांतेसमुत्पाद्यमहीतले ॥ वंशंसंस्थाप्यसर्वेऽपिमनूनांपतयोऽभवन् ॥ २४ ॥ भवांतरेक्रमेणैवसावर्णिपदभागिनः ॥ प्रथमोदक्षसावर्णिर्नवमोमनुरीरितः ॥२५ ॥ अव्याहतबलोदेव्याःप्रसादादभवद्विभुः ॥ द्वितीयोमेरुसावर्णिर्दशमोमनुरेवच ॥ २६ ॥ बभूवमन्वंतरपोमहादेवीप्रसादतः ॥ तृतीयोमनुराख्यातःसूर्यसावर्णिनामकः ॥ २७ ॥ एकादशोमहोत्साहस्तपसास्वेनभावितः ॥ चतुर्थश्चंद्रसावर्णिर्द्वादशोमनुराड्विभुः ॥ २८ ॥ देवीसमाराधनेनजातोमन्वंतरेश्वरः ॥ पंचमोरुद्रसावर्णिस्त्रयोदशमनुःस्मृतः ॥ २९ ॥

हुई॥ २२॥वे सब राजपुत्रभी उस जन्ममे पृथ्वीका उत्तम राज्य भोगते हुए॥ २३॥पश्चात् भूतलमें अखण्ड सन्तान उत्पन्नकर और वंश स्थापनकर सब मनुओंके पति हुए॥ २४॥और जन्मान्तरके क्रमसे सावर्णिके पदभागी हुए पहला दक्ष नौवाँ सावर्णि मनु हुआ॥ २५॥येह देवीके वरसे अव्याहतगतिवाला महाबली हुआ, दूसरा मेरुसावर्णि दशवाँ मनु हुआ ॥ २६॥ यह भी महादेवीक प्रसादसे मन्वन्तरका अधिपति हुआ तीसरा मनु सूर्यसावर्णि नामक ॥ २७ ॥ अपने तपके बलसे ग्यारहवां मनु हुआ चौथा चन्द्रसावर्णि बारहवां मनु हुआ ॥ २८ ॥ यह भी दवीके आराधनसे मन्वन्तराधिपति हुआ, पांचवाँ रुद्रसावर्णि तेरहवां मनु हुआ ॥ २९ ॥

यह महाबली महासत्त्ववान् जगत्का अधिपति हुआ, छठा विष्णुसावर्णि चौदहवां मनु हुआ ॥ ३० ॥ यह देवीके वरसे जगत्के प्रभु हुए, यह चौदह मनु महा तेज और बलसे सम्पन्न हैं ॥ ३१ ॥ यह देवीके आराधनसे लोकमें वंदित और पूजनीय हुए और भ्रामरीके प्रसादसे महाप्रतापी हुए ॥ ३२ ॥ नारदजी बोले, यह भ्रामरी देवी कौन है कैसे प्रगट हुई कथा आत्मावाली है आप यह विचित्रशोकनाशन आख्यान कहिये ॥ ३३ ॥ देवीकथामृत पान करते मेरी तृप्ति नहीं होती है इस अमृतपानसे मृत्युका भय नहीं रहता ॥ ३४ ॥ श्रीनारायण बोले हे नारदजी ! जगन्माताकी चेष्टा सुनो मैं कहता हूं, जो अचिन्त्य अव्यक्तरूपा विचित्र और मोक्षदायक है ॥ ३५ ॥ देवीका जो जो चरित्र है सो सब लोकके हितके निमित्त है, जैसा माताका कार्य पुत्रके

महाबलोमहासत्त्वोबभूवजगदीश्वरः॥षष्ठश्चविष्णुसावर्णिश्चतुर्दशमनुःकृती॥३०॥बभूवदेवीवरतोजगतांप्रथितःप्रभुः॥चतुर्दशैतेमनवोमहातेजो बलैर्युताः ॥३१॥देव्याराधनतःपूज्यावंद्यालोकेषुनित्यशः॥महाप्रतापिनःसर्वेभ्रामर्यास्तुप्रसादतः ॥३२॥ नारदउवाच ॥ केयंसाभ्रामरीदेवीक थंजाताकिमात्मिका॥तदाख्यानंवदप्राज्ञविचित्रंशोकनाशकम्॥३३॥नतृप्तिमधिगच्छामिपिबन्देवीकथामृतम्॥ अमृतंपिबतांमृत्युर्नाऽस्यश्रव णतोयतः ॥३४॥ श्रीनारायणउवाच॥शृणुनारदवक्ष्यामिजगन्मातुर्विचेष्टितम्॥अचिंत्याव्यक्तरूपायाविचित्रंमोक्षदायकम्॥३५॥ यद्यच्चरित्रं श्रीदेव्यास्तत्सर्वंलोकहेतवे॥निर्व्याजयाकरुणयापुत्रेमातुर्यथातथा॥३६॥पूर्वंदैत्योमहानासीदरुणाख्योमहाबलः॥पातालेदैत्यसंस्थानेदेवद्वेषी महाखलः॥३७॥सदेवाञ्जेतुकामश्चचकारपरमंतपः ॥ पद्मसंभवमुद्दिश्यसनस्त्राताभविष्यति॥३८॥गत्वाहिमवतःपार्श्वेगंगाजलसुशीतले॥पक्वप र्णाशनोयोगीसंनिरुध्यमरुद्गणम्॥३९॥गायत्रीजपसंसक्तःसकामस्तमसायुतः ॥ दशवर्षसहस्राणिततोवारिकणाशनः॥४०॥दशवर्षसहस्राणित तःपवनभोजनः॥दशवर्षसहस्राणिनिराहारोभवत्ततः॥४१॥एवंतपस्यतस्तस्यशरीरादुत्थितोऽनलः॥ ददाहजगतींसर्वांतदद्भुतमिवाभवत् ॥४२॥

निमित्त होता है ॥ ३६॥ पहले एक महाबली अरुण नामक दैत्य हुआ है, वह महाखल दैत्योंके निवासस्थान पातालमें देवीका द्वेष करता स्थित था ॥ ३७॥ वह देवताओंके जीतनेकी इच्छासे परमतप करता हुआ और ब्रह्माकाही तप किया कि यह हमारी रक्षा करैंगे ॥ ३८ ॥ हिमालयके निकट जाय शीतल गंगाजल पके पत्ते खाता हुआ श्वास रोककर ॥ ३९ ॥ गायत्रीजपमें संसक्त हुआ, तमयुक्त हो सकामतासे तपक्रिया दशसहस्र वर्षतक जलकणका भोजन किया ॥ ४० ॥ फिर दशसहस्र वर्षतक वायुभोजन किया, फिर दशसहस्रवर्षतक निराहार रहा ॥४१॥ इस प्रकार तप करते करते उसके शरीरसे अग्नि निकली उससे सब जगत् भस्म होने लगा यह बडी अद्भुत बात हुई ॥ ४२ ॥

यह क्या है यह क्याहै यह कहकर सबदेवता कंपित होगयेऔर सब लोक संत्रस्त होकर ब्रह्माजी की शरणमें गये॥ ४३॥ब्रह्माजी देवतोंकीविज्ञापना सुनकर गायत्रीके सहित हंसपर आरूढ होकर गये॥ ४४॥जो कि वह दैत्य प्राणमात्रसे अवशिष्ट सैकडो नसोंसे व्याप्त,सूखा पेट,दुबला शरीर ध्यानसे नेत्र मीचे था॥४५॥तेजसे दीप्त दूसरी अग्निकी समान उसको देखा,तब ब्रह्माजी बोले हे भद्र!जो तुम्हारे मनमें आवे सो वर मांगो॥ ४६॥जब श्रवणमात्रसेही संतोषकारक वाक्य सुना तब अरुणने यह वाणी सुधाधाराकी समान मानी॥ ४७॥ऑख खोलतेही आगे गायत्रीसहित चारों वेदोंसे संयुक्त॥ ४८॥रुद्राक्षकी माला लिये कुंडिका हाथमे लिये,ओंकारका

किमिदंकिमिदंचेतिदेवाःसर्वेचकंपिरे ॥ संत्रस्ताःसकलालोकाब्रह्माणंशरणंययुः ॥ ४३ ॥ विज्ञापितंदेववरैःश्रुत्वातत्रचतुर्मुखः ॥ गायत्रीसहितोहंससमारूढोययौमुदा ॥ ४४ ॥ प्राणमात्रावशिष्टंतंधमनीशतसंकुलम् ॥ शुष्कोदरंक्षामगात्रंध्यानमीलितलोचनम् ॥ ४५ ॥ ददर्शतेजसादीप्तंद्वितीयमिवपावकम् ॥ वरंवरयभद्रंतेवत्सयन्मनसिस्थितम्॥४६॥श्रुतिमात्रेणसंतोषकारकंवाक्यमूचिवान्॥श्रुत्वाब्रह्ममुखाद्वाणींसुधाधारामिवारुणः ॥४७ ॥ उन्मीलिताक्षःपुरतोददर्शजलजोद्भवम् ॥ गायत्रीसहितंदेवंचतुर्वेदसमन्वितम् ॥ ४८ ॥ अक्षस्रक्कुंडिकाहस्तंजपतंब्रह्मशाश्वतम् ॥ दृष्ट्वोत्थायननामाऽथस्तुत्वाचविविधैःस्तवैः ॥ ४९ ॥ वरंवव्रेस्वबुद्धिस्थंमाभवेन्मृत्युरित्यपि ॥ श्रुत्वाऽरुणवचोब्रह्मावोधयामाससादरम् ॥ ५० ॥ ब्रह्मविष्णुमहेशाद्यामृत्युनाकवलीकृताः ॥ तदाऽन्येषांतुकावार्तामरणेदानवोत्तम ॥ ५१ ॥ वरंयोग्यंततोब्रूहिदातुंयःशक्यतेमया ॥ नाऽत्राऽऽग्रहंप्रकुर्वंतिबुद्धिमंतोजनाःक्वचित्॥५२॥ इतिब्रह्मवचःश्रुत्वापुनःप्रोवाचसादरम्॥ नयुद्धेनचशस्त्रास्त्रान्नपुंभ्योनापियोषितः ॥ ५३ ॥ द्विपाद्भ्योवाचतुष्पाद्भ्योनोभयाकारतस्तथा ॥ भवेन्मेमृत्युरित्येवंदेवदेहिवरंप्रभो ॥ ५४ ॥ बलंचविपुलंदेहियेनदेवजयोभवेत् ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वातथास्त्वितिवचोऽब्रवीत् ॥ ५५ ॥

जप करते ब्रह्माजीको देखा,देखतेही प्रणाम करनेके उपरान्त अनेक स्तोत्रोंसे स्तुतिकर॥४९॥यह बुद्धिसे विचार कर वर मांगा कि मेरी मृत्यु न हो,अरुणके वचन सुन ब्रह्मा आदरसे समझाने लगे॥५०॥जब ब्रह्मा,विष्णु,महेश,भी कालधर्म मानते है तो हे दानव!मरणमे औरोंकी तो बातही क्या है ॥ ५१॥ तुम वरके योग्य मांगो जिसको मै देसकूं,बुद्धिमान् पुरुष इसमें आग्रह नहीं करते॥५२॥यह ब्रह्माके वचन सुन फिर वह दैत्य आदरसे बोला कि युद्धमें शस्त्र, अस्त्र,पुरुष,स्त्री॥५३॥ द्विपाये, चौपाये ,वा दोनो प्रकारके आकारवाले इनमें किसीसे भी मेरी मृत्यु न हो, हे देव । यही वर दो ॥५४॥ हे देव । इतना अधिक बल दो जिससे मेरी

हमारा उद्धार करो हम तुम्हारी शरणमें आनकर प्राप्त हुएहै हे धरापते । इसप्रकार उनके स्तुति करनेपर ॥४२॥ प्रसन्न होकर पार्वती बोली अपने स्तवनका कारण कहो इसीसमय उसके शरीरकोशसे उत्थित होकर ॥४३॥ जगत्पूज्या कौशिकी प्रसन्न हो देवताओंसे कहने लगी. हे देवताओ ! मैं इस आपके स्तवनसे प्रसन्न हूं ॥४४॥ तुम वर मांगो तब देवता बोले कि शुंभ निशुंभ यह दो भ्राता हैं इनमें बडा भाई॥४५॥ शुंभ अपने पराक्रमसे त्रिलोकीको आक्रमण किये हैं, देवी! वह दानवेश्वर बडा दुरात्मा है, इसका वधविचार कियाजाय ॥ ४६ ॥ वह अपने तेजसे सबको तिरस्कार करता है श्रीदेवी बोली, देवशत्रु शुंभ और निशुंभका मैं वध करूंगी ॥४७॥ तुम स्वस्थ होकर स्थित हो मैं तुम्हारे कंटकको नाश करूंगी. इसप्रकार इन्द्रादि देवताओंसे दयामयी देवी कहकर ॥ ४८॥ देवता

उद्धराऽस्मान्प्रपन्नार्तिनाशिकेशरणागतान् ॥ एवंसंस्तुवतांतेपांत्रिदशानांधरापते ॥ ४२ ॥ प्रसन्नागिरिजाप्राहब्रूतस्तवनकारणम् ॥ एतस्मिन्नंतरेतस्याःकोशरूपात्समुत्थिता ॥ ४३ ॥ कौशिकीसाजगत्पूज्यादेवान्प्रीत्येदमब्रवीत् ॥ प्रसन्नाऽहंसुरश्रेष्ठाःस्तवेनोत्तमरूपिणी ॥ ४४ ॥ व्रियतांवरइत्युक्तेदेवाःसंवव्रिरेवरम् ॥ शुंभनामावरोभ्रातानिशुंभस्तस्यविश्रुतः ॥ ४५ ॥ त्रैलोक्यमोजसाक्रांतंदैत्येनबलशालिना ॥ तद्वधश्चिंत्यतांदेविदुरात्मादानवेश्वरः ॥ ४६ ॥ बाधतेसततंदेवितिरस्कृत्यनिजौजसा ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ देवशत्रुंपातयिष्येनिशुंभंशुंभमेवच ॥ ॥ ५७ ॥ स्वस्थास्तिष्ठतभद्रंवःकंटकंनाशयामिवः ॥ इत्युक्त्वादेवदेवेशीदेवान्सेंद्रान्दयामयी ॥ ४८ ॥ जगामाऽदर्शनंसद्योमिषतांत्रिदिवौकसाम् ॥ देवाःसमागताहृष्टाःसुवर्णाद्रिगुहांशुभाम् ॥ ४९ ॥ चंडमुंडौपश्यतःस्मभृत्यौशुंभनिशुंभयोः, ॥ दृष्ट्वातांचारुसर्वांगींदेवींलोकविमोहिनीम् ॥ ५० ॥ कथयामासतूराज्ञेभृत्यौतौचंडमुंडकौ ॥ देवसर्वासुरश्रेष्ठरत्नभोगार्हमानद ॥ ५१॥ अपूर्वांकामिनींदृष्टाचावाभ्यांरिपुमर्दन ॥ तस्याःसंभोगयोग्यत्वमस्त्येवतवसांप्रतम् ॥५२॥ तांसमानयचार्वंगींभुंक्ष्वसौख्यसमन्वितः ॥ तादृशीनासुरीनारीनगंधर्वीनदानवी ॥५३॥ नमानवीनापिदेवीयादृशीसामनोहरा ॥ एवंभृत्यवचःश्रुत्वाशुंभःपरबलार्दनः ॥ ५४ ॥ दूतंसंप्रेषयामाससुग्रीवंनामदानवम् ॥ सदूतस्त्वरितंगत्वादेव्याःसविधमादरात् ॥ ५५ ॥

ओंके देखतेदेखते अदर्शन होगई और देवता प्रसन्न हो सुमेरुकी गुहाओंमे आये॥४९॥ तब शुंभ निशुंभके भृत्य चण्डमुण्डने उस सुन्दर अंगवाली लोकमोहिनी देवीको देख ॥५०॥ अपने राजासे जाकर उसका रूप वर्णन किया हे मानदायी असुरश्रेष्ठ देव ! आप सम्पूर्ण रत्नोंके भोगनेवाले है॥५१॥ हे शत्रुमर्दन! हमने एक अपूर्व कामिनीका दर्शन किया हैं वह आपकेही संभोग योग्य है इसमें सन्देह नहीं ॥ ५२ ॥ उस सुंदर अंगवालीको बुलाकर सुख भोगो, उस प्रकारकी स्त्री असुर, गंधर्व, दानव ॥ ५३॥ मनुष्य देवताओंमें कहीं नहीं है, वह जैसी मनोहर हैं ऐसा कोई नहीं इसप्रकार शत्रुतापन शुंभ भृत्योका वचन सुन ॥५४॥ सुग्रीवनामक अपने दानवदूतको भेजता हुआ, वह दूत शीघ्रतासे जाकर आदरपूर्वक ॥ ५५ ॥

देवीसे शुंभके वचन आदरसे कहता हुआ,हे देवी!शुंभासुरनाम त्रिलोकीमें विजयी है॥५६॥ वह त्रिलोकीके सब रत्नोंका भोक्ता देवताओंका मान्य है, हे देवी ! जो उसने कहा है वह हमारे अविनाशी वचन सुनो हे चारुलोचने । जब कि मैं रत्नोंका भोक्ता हूं अविनाशी हूं ॥५७॥तब तुम रत्नरूप होनेसे मेरा भजन करो देवता असुर नरोंमें जितने रत्न हैं ॥५८॥वह सब मेरे यहां हैं, हे सुभगे !मुझे कामरससे भजन करो,देवी बोली हे दूत ! तुम सत्यही दैत्यराजके प्रियकर वचन कहते हो ॥५९॥ पर जो पहले मैने प्रतिज्ञा की है, वह मिथ्या किसप्रकार होसक्ती है?हे दूत ! मेरी प्रतिज्ञाको सुनो ॥ ६०॥ जो मेरा दर्प और बल नष्ट करै, जो लोकमें मुझसे अधिक बली होगा वही मेरे भोगका भागी होगा ॥६१॥ हे असुरेश्वर ! उस मेरी प्रतिज्ञाको सत्य कर मेरा पाणिग्रहण करै और उसे तो कुछ

वृत्तांतंकथयामासदेव्यैशुंभस्ययद्वचः ॥ देविशुंभासुरोनामत्रैलोक्यविजयीप्रभुः ॥ ५६ ॥ सर्वेषांरत्नवस्तूनांभोक्तामान्योदिवौकसाम् ॥ तदुक्तंशृणुमेदेविरत्नभोक्ताऽहमव्ययः ॥ ५७ ॥ त्वंचापिरत्नभूताऽसिभजमांचारुलोचने ॥ सर्वेषुयानिरत्नानिदेवासुरनरेषुच ॥ ५८ ॥ तानिमय्येवसुभगेभजमांकामजैरसैः ॥ देव्युवाच ॥ सत्यंवदसिहेदूतदैत्यराजप्रियंकरम् ॥ ५९ ॥ प्रतिज्ञायामयापूर्वंकृतासाप्यनृताकथम् ॥ भवेत्तांशृणुमेदूतयाप्रतिज्ञामयाकृता ॥ ६० ॥ योमेदर्पंविधुनुतेयोमेबलमपोहति ॥ योमेप्रतिबलोभूयात्सएवममभोगभाक् ॥६१॥ ततएनांप्रतिज्ञांमेसत्यांकृत्वासुरेश्वरः ॥ गृह्णातुपाणितरसातस्याऽशक्यंकिमत्रहि ॥ ६२ ॥ तस्माद्गच्छमहादूतस्वामिनंब्रूहिचादृतः ॥ प्रतिज्ञांचापिमेसत्यांविधास्यतिबलाधिकः ॥ ६३ ॥ एवंवाक्यंमहादेव्याःसमाकर्ण्यसदानवः ॥ कथयामासशुंभायदेव्यावृत्तांतमादितः ॥ ६४ ॥ तदप्रियंदूतवाक्यंशुंभःश्रुत्वामहाबलः ॥ कोपमाहारयामासमहांतंदनुजाधिपः ॥ ६५ ॥ ततोधूम्राक्षनामानंदैत्यंदैत्यपतिःप्रभुः ॥ आदिदेशशृणुवचोधूम्राक्षममचादृतः ॥ ६६ ॥ तांदुष्टांकेशपाशेषुधृत्वाप्यानीयतांमम ॥ समीपमविलंबेनशीघ्रंगच्छस्वमेपुरः ॥६७॥ इत्यादेशंसमासाद्यदैत्येशोधूम्रलोचनः ॥ षष्ट्यासुराणांसहितःसहस्राणांमहाबलः ॥६८॥ तुहिनाचलमासाद्यदेव्याःसविधमेवसः ॥ उच्चैर्देवींजगादाशुभजदैत्यपतिंशुभे ॥ ६९ ॥ शुंभंनाममहावीर्यंसर्वभोगानवाप्नुहि ॥ नोचेत्केशान्गृहीत्वात्वांनेष्येदैत्यपतिंप्रति ॥ ७० ॥

अशक्य नहीं है ॥६२ ॥ हे दूत! इस कारण तुम जाकर स्वामीसे आदरपूर्वक मेरा वचन कहो यदि वह बलाधिक मेरी सत्य प्रतिज्ञा करेगा तो कार्य होगा ॥ ॥ ६३ ॥ वह दानव इसप्रकार देवीके वचन सुन आदिसे शुंभके निमित्त देवीका वृत्तान्त कहता हुआ॥६४॥महाबली शुंभ दूतसे यह अप्रिय वचन सुन बलकी अधिकता और अधिकाईसे महाक्रोध करता हुआ ॥ ६५ ॥ तब उस दैत्यपतिने धूम्राक्षनामक दैत्यसे कहा मेरे वचन सुनो ॥ ६६ ॥ उस दुष्टाके बाल पकडकर यहां लाओ देर न हो शीघ्र जाकर मेरे समीप लाओ ॥६७ ॥ ६८॥ धूम्रलोचन दैत्य यह आज्ञा पाकर साठ सहस्र असुरोंको लेकर हिमालयमें देवीके समीप गया और ऊंचे स्वरसे बोला हे शुभे ! दैत्यपतिको भजो ॥६९॥उस महाबली शुंभके भजनेसे सब भोगोंको प्राप्त होगी, न मानोगी तो केश पकड

दैत्यराजके पास तुमको ले जाऊंगा ॥ ७० ॥ यह वचन उस दैत्यके सुनकर देवी बोली हे दैत्य ! जो कहता वह सब सत्य है ॥ ७१ ॥ राजा शुंभ और तू
क्या करेगा सो कह ऐसा कहनेपर शस्त्र लेकर वह दैत्य धावमान हुआ॥७२॥ महेश्वरीने हुंकारसेही उसको भस्म कर दिया और देवीके वाहन सिंहने सब सेना
नष्ट कर दी ॥ ७३ ॥ और वह हाहाकार करती अचेतन हो दशों दिशामें धावमान हुई, दैत्यपति शुंभने यह वृत्तान्त श्रवण कर ॥ ७४ ॥ महाक्रोधसे कुटिल
भौंहें कर लीं, तब वह प्रतापी दैत्यराज महा क्रोधकर ॥७५॥ क्रमसे चण्ड, मुण्ड और रक्तबीजको भेजता हुआ, वे तीनों दैत्य बडे विक्रमी वहां जाकर ॥
॥ ७६ ॥यत्नसे देवीके ग्रहणका यत्न करने लगे, तब जगद्धात्री मदोत्कटा उनपर टूट पडी ॥७७॥ शूल ग्रहण कर बडे वेगसे उनको पृथ्वीमें गिरा दिया तब

इत्युक्तासाततोदेवीदैत्येनत्रिदशारिणा ॥ उवाचदैत्ययद्ब्रूपेतत्सत्यंतेमहाबल ॥ ७१ ॥ राजाशुंभासुरस्त्वंचकिंकरिष्यसितद्वद ॥ इत्युक्तो
दैत्यपोऽधावत्तूर्णंशस्त्रसमन्वितः ॥ ७२ ॥ भस्मसात्तंचकाराशुहुंकारेणमहेश्वरी ॥ ततःसैन्यंवाहनेनदेव्याभग्नंमहीपते ॥ ७३ ॥ दिशोदशाभ
जच्छीघ्रंहाहाभूतमचेतनम् ॥ तद्वृत्तांतंसमाश्रुत्यसशुंभोदैत्यराड्विभुः ॥७४॥ चुकोपचमहाकोपाद्भ्रुकुटीकुटिलाननः ॥ ततःकोपपरीतात्मादैत्य
राजःप्रतापवान् ॥७५॥ चंडंमुंडंरक्तबीजंक्रमतःप्रैपयद्विभुः ॥ तेचगत्वात्रयोदैत्याविक्रांताबहुविक्रमाः॥७६॥ देवींग्रहीतुमारब्धयत्नास्तेह्यभव
न्बलात् ॥ तानापततएवासौजगद्धात्रीमदोत्कटा ॥७७॥ शूलंगृहीत्वावेगेनपातयामासभूतले ॥ ससैन्यान्निहतान्श्रुत्वादैत्यांस्त्रीन्दानवेश्वरौ
॥७८॥ शुंभश्चैवनिशुंभश्चसमाजग्मतुरोजसा ॥ निशुंभश्चैवशुंभश्चकृत्वायुद्धंमहोत्कटम् ॥७९॥ देव्याश्चवशगौजातौनिहतौचतयासुरौ ॥ इति
दैत्यवरंशुंभंघातयित्वाजगन्मयी ॥८०॥ विबुधैःसंस्तुतातद्वत्साक्षाद्वागीश्वरीपरा ॥ एवंतेवर्णितोराजन्प्रादुर्भावोऽतिरम्यकः ॥८१॥ काल्या
श्चैवमहालक्ष्म्याःसरस्वत्याःक्रमेणच ॥ परापरेश्वरीदेवीजगत्सर्गंकरोतिच ॥ ८२ ॥ पालनंचैवसंहारंसैवदेवीदधातिहि ॥ तांसमाश्रयदेवेशीं
जगन्मोहनिवारिणीम् ॥८३॥ महामायांपूज्यतमांसाकार्यंतेविधास्यति॥श्रीनारायणउवाच ॥ इतिराजावचःश्रुत्वामुनेःपरमशोभनम् ॥ ८४ ॥

दानवेश्वर शुंभ, निशुंभने तीनों दैत्योंको मृतक और सेनाको नष्ट हुआ सुन॥७८॥तब क्रोधकर शुम्भ निशुंभही आनकर प्राप्त हुए और दोनोंने बडा युद्ध किया
॥७९॥और देवीके वशीभूत होकर निहत हुए, इसप्रकार जगन्माता दैत्यप्रवर शुंभ निशुंभको मारकर॥८०॥वह वागीश्वरी देवताओंसे स्तुतिको प्राप्त होने लगी.
हे राजन्! यह भगवतीका उत्तम प्रादुर्भाव आपसे वर्णन किया ॥८१॥ यह क्रमसे महाकाली महालक्ष्मी, महासरस्वतीका वर्णन किया यही परा परेश्वरी देवी जग
त्की सृष्टि करती है ॥८२॥ यही देवी पालन और संहार करती हैं, इस जगत्के मोह निवारण करनेवाली देवीका आश्रय करो॥८३॥ वही पूज्यतमा महामाया

आपका कार्य विधान करेगी श्रीनारायण बोले इसप्रकार राजा मुनिके परम उत्तम वचन सुनकर॥८४॥सब कामना और फलकी देनेवाली देवीके शरणमें हुआ निराहार यतात्मा और सावधान हो उन्हींमें मन लगाया॥८५॥ भक्तिसे देवीकी मृन्मयी मूर्त्तिकी पूजा करने लगा और पूजनके अन्तमें बलिमें अपने शरीरका रुधिर देने लगा॥८६॥तब जगत्की योनि कृपावती देवी प्रसन्न हुई और आगे प्रगट हो वर मांगनेको कहा॥८७॥तब राजाने अपने मोह नाशनका उत्तम ज्ञान और निष्कंटक राज्य देवीसे मांगा॥८८॥ श्रीदेवी बोली हे राजन्! निष्कंटक राज्य और मोहनाशकज्ञान मेरी कृपासे इसी शरीरमें तुझको प्राप्त होगा ॥८९॥ हे राजन्! और भी जन्मान्तरकी चेष्टा सुनो आप सूर्यसे जन्म लेकर सावर्णि मनु होंगे॥९०॥ वहां मन्वन्तरका पतिपन बडा विक्रम तथा बहुत सन्तान मेरे वरसे

देवींजगामशरणंसर्वकामफलप्रदाम्॥ निराहारोयतात्माचतन्मनाश्चसमाहितः ॥८५॥ देवीमूर्तिंमृन्मयींचपूजयामासभक्तितः॥पूजनांतेबलिंत स्यैनिजगात्रासृजंददत्॥८६॥तदाप्रसन्नादेवेशीजगद्योनिःकृपावती॥ प्रादुर्बभूवपुरतोवरंब्रूहीतिभाषिणी॥८७॥सराजानिजमोहस्यनाशनंज्ञान मुत्तमम्॥ राज्यंनिष्कंटकंचैवयाचतिस्ममहेश्वरीम्॥८८॥ श्रीदेव्युवाच ॥ राजन्निष्कंटकंराज्यंज्ञानंवैमोहनाशनम्॥भविष्यतिमयादत्तमस्मिन्ने वभवेतव॥ ८९ ॥ अन्यच्चशृणुभूपालजन्मांतरविचेष्टितम् ॥ भानोर्जन्मसमासाद्यसावर्णिर्भविताभवान् ॥९०॥ तत्रमन्वंतरस्यापिपतित्वंबहु विक्रमम् ॥ संततिंबहुलांचापिप्राप्स्यतेमद्वराद्भवान् ॥९१॥ एवंदत्त्वावरंदेवीजगामादर्शनंतदा ॥ सोपिदेव्याःप्रसादेनजातोमन्वंतराधिपः ॥९२॥एवंतेवर्णितंसाधोसावर्णेर्जन्मकर्मच ॥ एतत्पठंस्तथाशृण्वन्देव्यनुग्रहमाप्नुयात्॥९३॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेदशमस्कंधेदेवीमा हात्म्येद्वादशोऽध्यायः ॥१२॥ श्रीनारायणउवाच ॥ अथातःश्रूयतांशेषमनूनांचित्रमुद्भवम् ॥ यस्यस्मरणमात्रेणदेवीभक्तिःप्रजायते ॥ १ ॥ आसन्वैवस्वतमनोःपुत्राःषड्विमलोदयाः ॥ करूपश्चपृषध्रश्चनाभागोदिष्टएवच ॥ २ ॥ शर्यातिश्चत्रिशंकुश्चसर्वेएवमहाबलाः ॥ ततःषडे वतेगत्वाकालिंद्यास्तीरमुत्तमम् ॥३॥ निराहाराजितश्वासाःपूजांचक्रुस्ततःस्थिताः॥ ॥ देव्यामहीमयींमूर्तिंविनिर्मायपृथक्पृथक् ॥ ४ ॥

तुमको प्राप्त होगी ॥९१॥इस प्रकार वर देकर भगवती अन्तर्द्धान होगई, वह भी देवीके प्रसादसे मन्वन्तराधिप हुआ ॥९२॥ हे साधो! यह आपसे सावर्णिका जन्म कर्म वर्णन किया, इसके पढने सुननेसे देवीके अनुग्रहकी प्राप्ति होती है॥९३॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे भाषाटीकायां द्वादशोध्यायः ॥ १२॥ श्रीनारायण बोले अब शेष मनुओंका चारित्र श्रवण कीजिये जिसके स्मरणमात्रसे देवीकी भक्ति होती है ॥ १ ॥ वैवस्वतमनुके छः पुत्र बडे विज्ञानी थे, करूष, पृषध्र, नाभाग, दिष्ट ॥२॥ शर्याति, त्रिशंकु यह महाबली थे, तब यह छहों कालिन्दीके तटपर जाकर ॥ ३ ॥ निराहार हुए श्वास रोककर पूजा करने लगे

महिषके आश्रित योद्धाओंको समरमे मारनेलगी. तब उनके योद्धाओंसे युक्त दानवश्रेष्ठ महिषासुर आया तब क्रोधसे लालनेत्रकर लोकमोहिनीदेवी ॥ २९ ॥
मरनेसे क्रोधसे मूर्च्छितहो वह दैत्य ॥ ३० ॥ मायामें चतुर देवीके समीप प्राप्त हुआ और मायासे दानव अनेक प्रकारके रूपान्तर धारण करने लगा
॥ ३१ ॥ भगवती उसके वही वही रूपोंका नाशकरने लगी, तब अन्तमें अमरमर्दकने महिषका रूप धारणकरा ॥ ३२ ॥ तब देवीने पाशसे बाँधकर खड्गसे
उसका शिरश्छेदन किया और देवगणोंके नाशक महिषासुरको भूमिमे पटक दिया ॥ ३३ ॥ तब सब सेनामें हाहाकार मचगया, सब ओर सेना भग्नहोगई
और सब देवता प्रसन्न हो देवेशीकी स्तुतिकरने लगे ॥ ३४ ॥ इसप्रकार महिषमर्दिनी लक्ष्मी प्रगटहुई, हे राजन्‌ ! अब जैसे सरस्वतीका प्रादुर्भाव हुआ सो

ततःसाकोपताम्राक्षीदेवीलोकविमोहिनी ॥२९॥ जघानयोधान्समरेदेवीमहिषमाश्रितान्॥ततस्तेपुह
योधैःपरिवृतोवीरोमहिषोदानवोत्तमः ॥ रूपांतराणिसंभेजेमाययादानवेश्वरः ॥३१॥ तानितान्यस्यरूपाणि
तेष्वेवसदैत्योरोषमूर्छितः॥३०॥आससादतदादेवींतूर्णमायाविशारदः ॥ पातयामासमहिषंदेवीदेवगणांतक
नाशयामाससातदा॥ ततोऽतेमाहिषंरूपंबिभ्राणममरार्दनम्॥३२॥पाशेनबद्ध्वासुदृढंछित्त्वाखड्गेनतच्छिरः॥ एवंलक्ष्मीःसमुत्पन्नामहिषासुरमर्दिनी ॥
म् ॥ ३३ ॥ हाहाकृतंततःशेषसैन्यंभग्नंदिशोदश ॥ तुष्टुवुर्देवदेवेशींसर्वेदेवाःप्रमोदिताः ॥ ३४ ॥ निशुंभश्चापितद्भ्रातामहाबलपराक्रमः ॥
राजञ्छृणुसरस्वत्याःप्रादुर्भावोयथाऽभवत् ॥ ३५ ॥ एकदाशुंभनामाऽऽसीद्दैत्योमदबलोत्कटः ॥ देवाऊचुः ॥ जयदेवेशिभक्तानामार्तिनाशन
॥ ३६ ॥ तेनसंपीडितादेवाःसर्वेभ्रष्टश्रियोनृप ॥ हिमवंतमथासाद्यदेवींतुष्टुवुरादरात् ॥ ३७ ॥ विष्णुशंकरब्रह्मादिस्वरूपेऽनंतविक्रमे ॥ ३९ ॥
कोविदे ॥ दानवांतकरूपेत्वमजरामरणेऽनघे ॥ ३८ ॥ देवेशिभक्तिसुलभेमहाबलपराक्रमे ॥ प्रसीददेवदेवेशिप्रसीदकरुणानिधे ॥ निशुं
सृष्टिस्थितिकरेनाशकारिकेकांतिदायिनि ॥ महातांडवसुप्रीतेमोददायिनिमाधवि ॥ ४० ॥
भशुंभसंभूतभयापारांबुवारिधेः ॥ ४१ ॥

सुनो ॥ ३५ ॥ एकसमय बडा बली दैत्य शुंभनामक था, निशुंभ उसका भ्राता महाबली पराक्रमी था ॥ ३६ ॥ उससे पीडित हो देवता राजलक्ष्मीसे विहीन
होगये, तब देवता हिमालयको प्राप्त देवीकी प्रार्थना आदरसे करने लगे ॥ ३७ ॥ देवता बोले हे भक्तोंके दुःख दूर करनेवाली देवी ! आपकी जय हो
तुम दानवोंके नाशकरनेको रूप धारण करतीहो हे पापरहिते ! तुम अजर अमर हो॥ ३८॥हे देवेशि!तुम भक्तिसेही प्राप्त होती हो तुम अनन्तविक्रमवाली विष्णु
शंकर ब्रह्मादिका स्वरूप हो॥ ३९॥हे कान्तिदायिनी!तुम सृष्टिकी स्थिति उत्पत्ति और संहार करती हो,महातांडवसे प्रसन्न होनेवाली तथा मोददायक हो ॥४०॥
हे करुणानिधे देवदेवेशि ! प्रसन्न हो, तथा निशुंभशुंभका भय रूप अपार समुद्रसे ॥ ४१ ॥

कुबेरके तेजसे नासिका,प्रजापतिके उत्तम तेजसे दांत ॥१३॥ अग्निके तेजसे तीन नेत्र, संध्याके तेजसे तेजकी निधि भृकुटी ॥ १४॥ हे राजन् ! वायुके तेजसे
कान, इसप्रकार सबके तेजसे महिषमर्दिनी प्रगट हुई ॥ १५ ॥ शिवने शूल, विष्णुने चक्र, वरुणने पाश, अग्निने शक्ति, वायुने धनुषबाण ॥ १६ ॥ महेन्द्रने
वज्र, ऐरावतने घंटा, यमने कालदण्ड, ब्रह्माने अक्षमाला और कमंडलु ॥१७॥ दिवाकरने रोमकूपोंमें रश्मिमाला हे राजन्!कालने दिव्य ढाल तलवार॥१८॥
समुद्रने निर्मलहार और मलीन न होनेवाले वस्त्र चूडामणि कटक कुंडल बाजूबंद॥ १९॥निर्मल अर्धचन्द्र और नूपुर तथा गलेका भूषण प्रसन्नतासे देवीके निमित्त
दिया॥२०॥हे राजन् ! विश्वकर्माने यह सब देवीके निमित्त दिया,हिमालयने वाहन सिंह तथा अनेक रत्न दिये॥२१॥धनाधिप कुबेरने सुरापूर्ण पानपात्र दिया,

कौबेरेणतथानासादंताःसंजज्ञिरेतदा॥ प्राजापत्येनोत्तमेनतेजसावसुधाधिप॥१३॥पावकेनचसंजातंलोचनत्रितयंशुभम् ॥ सांध्येनतेजसाजा
तेभृकुट्यौतेजसांनिधी॥१४॥ कर्णौवायव्यतोजातौतेजसोमनुजाधिप ॥ सर्वेषांतेजसादेवीजातामहिषमर्दिनी॥१५॥ शूलंददौशिवोविष्णुश्चक्रं
शंखंचपाशभृत् ॥ हुताशनोददौशक्तिंमारुतश्चापसायकौ ॥१६॥ वज्रंमहेंद्रःप्रददौघंटांचैरावताद्गजात् ॥ कालदंडंयमोब्रह्माचाक्षमालाकमंडलू
॥ १७ ॥ दिवाकरोरश्मिमालांरोमकूपेषुसंददौ ॥ कालःखड्गंतथाचर्मनिर्मलंवसुधाधिप॥ १८ ॥ समुद्रोनिर्मलंहारमजरेचांबरेनृप॥ चूडामणिं
कुंडलेचकटकानितथांगदे ॥१९॥अर्धचंद्रंनिर्मलंचनूपुराणितथाददौ ॥ ग्रैवेयकंभूषणंचतस्यैदेव्यैमुदान्वितः ॥२०॥ विश्वकर्माचोर्मिकाश्चददौ
तस्यैधरापते ॥ हिमवान्वाहनंसिंहंरत्नानिविविधानिच ॥२१ ॥ पानपात्रंसुरापूर्णंददौतस्यैधनाधिपः ॥ शेषश्चभगवान्देवोनागहारंददौविभुः
॥ २२॥ अन्यैरशेषविबुधैर्मानितासाजगन्मयी ॥ तांतुष्टुवुर्महादेवींदेवामहिषपीडिताः ॥ २३ ॥ नानास्तोत्रैर्महेशानींजगदुद्भवकारिणीम् ॥
तेषांनिशम्यदेवेशीस्तोत्रंविबुधपूजिता ॥ २४ ॥ महिषस्यवधार्थायमहानादंचकारह ॥ तेननादेनमहिषश्चकितोभूद्धरापते ॥ २५ ॥ आस
सादजगद्धात्रींसर्वसैन्यसमावृतः ॥ ततःसयुयुधेदेव्यामहिषाख्योमहासुरः ॥२६॥ शस्त्रास्त्रैर्बहुधाक्षिप्तैःपूरयन्नंबरांतरम् ॥ चिक्षुरोग्रामणीःसेना
पतिर्दुर्धरदुर्मुखौ ॥ २७ ॥ बाष्कलस्ताम्रकश्चैवबिडालवदनोपरः ॥ एतैश्चान्यैरसंख्यातैःसंग्रामांतकसन्निभैः ॥ २८ ॥

शेषजीने नागहार दिया॥२२॥और भी सम्पूर्ण देवताओंने जगन्माताको मान्य किया, महिषपीडित देवता महादेवीकी स्तुति करने लगे ॥२३॥ इस प्रकार जग
त्की उत्पन्न करनेवाली महेशानीकी स्तुति की देवताओंसे पूजित भगवती उनके स्तोत्रको सुनकर ॥२४॥ महिषासुरके मारनेको महानाद करती हुई हे राजन् !
उस नादसे महिषासुर चकित होगया ॥२५॥ और सब सेनालेकर जगद्धात्रीके समीप आया तब महिषासुर देवीसे युद्ध करने लगा ॥२६ ॥ और शस्त्रास्त्रोंसे
आकाश पूर्ण कर दिया, चिक्षुर, ग्रामणी, दुर्धर,दुर्मुख ॥२७ ॥ बाष्कल, ताम्र, बिडालवदन इसप्रकारके और भी दैत्य असंख्य संग्राम करनेवाले ॥ २८ ॥

हे महाराज ! वह महाकाली सब योगेश्वरोंकी ईश्वरी है हे राजन् ! अब महालक्ष्मीकी उत्पत्ति सुनो॥ ३४ ॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे भाषाटीकायामेकादशोऽध्यायः॥ ११ ॥मुनि बोले महिषीगर्भसे प्रगट हुआ महाबली पराक्रमी महिषासुर सब देवताओंको जीतकर जगत्का अधिपति स्वयं हुआ ॥ १ ॥ वह महासुर सब लोकपालोंके अधिकारोंको बलसे छीन त्रिलोकीका ऐश्वर्य भोगने लगा॥ २॥तब पराजित हो सब देवता स्वर्गसे च्युत हुए और ब्रह्माको आगेकर उत्तम लोकको गये॥ ३॥जहां उत्तम देव शंकर और अच्युत निवास करते हैं वहां जाकर दुरात्मा महिषासुरका वृत्तान्त कथन किया॥ ४ ॥ कि उस असुरने बडे वेगसे सब देवताओंके स्थान जीतकर मदोद्धत हो उनको स्वयं भोगा है॥ ५॥हे देवताओ!वह महिषासुर बडा दुष्टदैत्य है हे असुरनाशको!उसके वधका उपाय विचारो॥ ६॥

महाकालीमहाराजसर्वयोगेश्वरेश्वरी ॥ महालक्ष्म्यास्तथोत्पत्तिनिशामयमहीपते ॥ ३४ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेम०दशमस्कंधेदेवीमाहात्म्येएकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ मुनिरुवाच ॥ महिषीगर्भसंभूतोमहाबलपराक्रमः ॥ देवान्सर्वान्पराजित्यमहिषोऽभूज्जगत्प्रभुः ॥१ ॥ सर्वेषांलोकपालानामधिकारान्महासुरः ॥ बलान्निर्जित्यबुभुजेत्रैलोक्यैश्वर्यमद्भुतम् ॥ २ ॥ ततःपराजिताःसर्वेदेवाःस्वर्गपरिच्युताः ॥ ब्रह्माणंचपुरस्कृत्यतेजग्मुर्लोकमुत्तमम् ॥ ३॥ यत्रोत्तमौदेवदेवौसंस्थितौशंकराच्युतौ ॥ वृत्तांतंकथयामासुर्महिषस्यदुरात्मनः॥४॥ देवानांचैवसर्वेषांस्थानानितरसासुरः ॥ विनिर्जित्यस्वयंभुंक्तेबलवीर्यमदोद्धतः ॥ ५ ॥ महिषासुरनामाऽसौदुष्टदैत्योऽमरेश्वरौ॥वधोपायश्चतस्याऽऽशुचिन्त्यतामसुरार्दनौ ॥ ६ ॥ एवंश्रुत्वासभगवान्देवानामार्तियुग्वचः ॥ चकारकोपंसुबहुतथाशंकरपद्मजौ ॥ ७ ॥ एवंकोपयुतस्यास्यहरेरास्यान्महीपते ॥ तेजः प्रादुरभूद्दिव्यंसहस्रार्कसमद्युति ॥ ८ ॥ अथानुक्रमतस्तेजःसर्वेषांत्रिदिवौकसाम् ॥ शरीरादुद्भवंप्रापहर्षयद्विबुधाधिपान् ॥ ९ ॥ यदभूच्छंभुजंतेजोमुखमस्योदपद्यत ॥ केशाबभूवुर्याम्येनवैष्णवेनचबाहवः ॥ १० ॥ सौम्येनचस्तनौजातौमाहेंद्रेणचमध्यमः ॥ वारुणेनततोभूपजंघोरूसंबभूवतुः ॥ ११ ॥ नितंबौतेजसाभूमेःपादौब्राह्मेणतेजसा ॥ पादांगुल्योभानवेनवासवेनकरांगुलीः ॥ १२ ॥

वह भगवान् देवताओंका इसप्रकार दुःखपूर्ण वचन सुन तथा शंकर व ब्रह्मा बडा क्रोध करते हुए॥ ७॥हे राजन्!उस समय क्रोध करते हुए भगवान् हरिके मुखसे सहस्र सूर्यके समान दिव्यतेज निर्गत हुआ॥ ८॥फिर क्रमसे सब देवताओंका तेज देवताओंको प्रसन्न करता हुआ उनके शरीरसे निर्गत हुआ ॥ ९ ॥ शंभुके तेजसे मुख, यमके तेजसे केश, विष्णुके तेजसे भुजा ॥ १० ॥ चन्द्रमाके तेजसे स्तन, महेन्द्रके तेजसे मध्यभाग,वरुणके तेजसे जंघा हुई ॥ ११ ॥ भूमिके तेजसे नितम्ब, ब्रह्माके तेजसे चरण, सूर्यके तेजसे पादांगुली, इन्द्रके तेजसे हाथोंकी अंगुली ॥ १२ ॥

महीना भी ग्रहण करना" देवी त्रयोदश गणको प्यार करनेवाली ॥ २० ॥ त्रयोदशनामवाली, तथा इनसे अभिन्न विश्वेदेवोंकी अधिदेवी चौदह इन्द्रोंको वर देनेवाली चौदह मनुओंको प्रगट करनेवाली ॥ २१ ॥ पंचदशी कामराज विद्यारूपवाली त्रिपुरसुन्दरी विद्या, जानने योग्य पंचदशी तिथिवाली षोडशी षोडश भुजा सोलह चन्द्रमाकी कलामय व्याप्त ॥ २२॥ षोडशात्मक चन्द्रकिरणमें व्याप्त दिव्य कलेवरवाली हो. हे देवेशि ! तुम इसप्रकारके रूपवाली निर्गुण तमके उदयमें ॥ २३ ॥ आपने देवदेव रमापतिको ग्रहण किया है और यह दोनों दुरासद् मधु कैटभ दैत्य है॥ २४ ॥ इनके वधके निमित्त देव देवको जगाओ, मुनि बोले जब भगवत् प्रिया तामसीकी इसप्रकार स्तुति की ॥ २५ ॥ तब देव देवको त्यागनकर उसने दोनों दानवोंको मोहित किया, तभी भगवान्,

त्रयोदशाभिधाभिन्नाविश्वेदेवाधिदेवता ॥ चतुर्दशेंद्रवरदाचतुर्दशमनुप्रसूः ॥ २१ ॥ पंचाधिकदशीविद्यापंचाधिकदशीतिथिः ॥ षोडशीषोडशभुजाषोडशेंदुकलामयी ॥ २२ ॥ षोडशात्मकचंद्रांशुव्याप्तदिव्यकलेवरा ॥ एवंरूपाऽसिदेवेशिनिर्गुणेतामसोदये ॥ २३ ॥ त्वयागृहीतो भगवान्देवदेवोरमापतिः ॥ एतौदुरासदौदैत्यौविक्रांतौमधुकैटभौ ॥ २४ ॥ एतयोश्चवधार्थायदेवेशंप्रतिबोधय ॥ मुनिरुवाच ॥ एवंस्तुता भगवतीतामसीभगवत्प्रिया ॥ २५ ॥ देवदेवंतदात्यक्त्वामोहयामासदानवौ ॥ तदैवभगवान्विष्णुःपरमात्माजगत्पतिः ॥ २६ ॥ प्रबोधमापदेवेशोददृशेदानवोत्तमौ ॥ तदातौदानवौघोरौदृष्ट्वातंमधुसूदनम् ॥ २७ ॥ युद्धायकृतसंकल्पौजग्मतुःसन्निधिंहरेः॥ युयुधेचततस्ताभ्यां भगवान्मधुसूदनः ॥ २८ ॥ पंचवर्षसहस्राणिबाहुप्रहरणोविभुः ॥ तौतदाऽतिबलोन्मत्तौजगन्मायाविमोहितौ ॥ २९ ॥ व्रियतांवरइत्येवमूचतुःपरमेश्वरम् ॥ एवंतयोर्वचःश्रुत्वाभगवानादिपूरुषः ॥ ३० ॥ वव्रेवध्यावुभौमेऽद्यभवेतामितिनिश्चितम् ॥ तौतदाऽतिबलौदेवंपुनरेवोचतुर्हरिम् ॥ ३१ ॥ आवांजहिनयत्रोर्वीपयसाचपरिप्लुता ॥ तथेत्युक्त्वाभगवतागदाशंखभृतानृप ॥ ३२ ॥ कृत्वाचक्रेणवैछिन्नेजघनेशिरसीतयोः ॥ एवंदेवीसमुत्पन्नाब्रह्मणासंस्तुतानृप ॥ ३३ ॥

विष्णु, परमात्मा, जगत्पति ॥ २६ ॥ जागे और उन्होंने दोनों दानवोंको देखा तब वे दोनो घोर दानव मधुसूदनको देखकर ॥ २७ ॥ युद्धका संकल्पकर भगवान्के समीप गये उनके संग भगवान् वासुदेवका युद्ध हुआ ॥ २८ ॥ पांच सहस्र वर्षतक भगवान्ने बाहुयुद्ध किया तब यह दोनों बलसे मत्त हो जगन्मायासे मोहित हुए ॥ २९ ॥ वर मांगो यह मधुसूदनसे बोले आदि पुरुष भगवान् उन दोनोंके वचन सुन॥ ३० ॥बोले तुम दोनों हमारे वध्यहो तब वे दोनो बडे बली हारिसे बोले॥ ३१ ॥हमको उस स्थानमें मारो जहां कहीं पृथ्वी जलसे व्याप्त न हो तब भगवान् शंखचक्रधारीने ॥ ३२॥ चक्रसे उनका शिरश्छेदन कर दिया. हे राजन् ! इस प्रकार ब्रह्मासे स्तुतिको प्राप्त हो देवी प्रगट हुई ॥ ३३ ॥

यह बडा मान्य और सार्वभौम सुखसे युक्त हुआ इसके पुत्र बडे बली कार्यके भार वहनमें समर्थ हुए॥ २७॥वह सब देवीके भक्त, शूर, महाबली, पराक्रमी हुए सर्वत्र माननीय महाराज सुखसे सम्पन्न हुए ॥ २८ ॥ इस प्रकार चाक्षुप मनुने देवीका आराधन कर श्रेष्ठताको प्राप्त हो अन्तमें वैकुंठ गमन किया और शिवाका पद पाया ॥ २९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे भाषाटीकायां नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ श्रीनारायण बोले सातवें वैवस्वत मनु हुए जो श्राद्धदेवनामसे विख्यात परानंदके भोक्ता राजोंके माननीय हुए ॥ १ ॥ यह वैवस्वत मनु देवीकी परम प्रसन्नतासे उस तप और जपसे मन्वंतरके अधिपति हुए ॥ २ ॥ आठवें मनु पृथ्वीमें विख्यात सावर्णि होंगे वह जन्मान्तरमें देवीका आराधन कर उनके वरदानसे ॥ ३॥ सब राजोंसे पूजित मन्वन्तरपति हुए, यह धीर

बभूवमनुमान्योऽसौसार्वभौमसुखैर्वृतः ॥ पुत्रास्तस्यबलोद्युक्ताःकार्यभारसहाहृताः ॥ २७ ॥ देवीभक्ताश्चशूराश्चमहाबलपराक्रमाः ॥ अन्यत्र माननीयाश्चमहाराज्यसुखास्पदाः ॥ २८ ॥ एवंचचाक्षुषमनुर्देव्याराधनतःप्रभुः ॥ बभूवमनुवर्योऽसौजगामांतेशिवापदम् ॥ २९ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेदशमस्कंधेदेवीचरित्रेनवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ सप्तमोमनुराख्यातोमनुर्वैवस्वतःप्रभुः ॥ श्राद्धदेवःपरानंदभोक्तामान्यस्तुभूभुजाम् ॥ १ ॥ सचवैवस्वतमनुःपरदेव्याःप्रसादतः ॥ तथातत्तपसाचैवजातोमन्वंतराधिपः ॥ २ ॥ अष्टमोमनुराख्यातःसावर्णिःप्रथितःक्षितौ ॥ सजन्मांतरआराध्यदेवींतद्वरलाभतः ॥ ३ ॥ जातोमन्वंतरपतिःसर्वराजन्यपूजितः ॥ महापराक्रमीधीरोदेवीभक्तिपरायणः ॥४ ॥ नारदउवाच ॥ कथंजन्मांतरेतेनमनुनाऽऽराधनंकृतम् ॥ देव्याःपृथिव्युद्भवायास्तन्ममाख्यातुमर्हसि ॥५॥ श्रीनारायणउवाच ॥ चैत्रवंशसमुद्भूतोराजास्वारोचिषेंऽतरे ॥ सुरथोनामविख्यातोमहाबलपराक्रमः॥६॥ गुणग्राहीधनुर्धारीमान्यःश्रेष्ठःकविः कृती ॥ धनसंग्रहकर्ताचदातायाचकमंडले ॥ ७ ॥ अरीणांमर्दनोमानीसर्वास्त्रकुशलोबली ॥ तस्यैकदाबभूवुस्तेकोलाविध्वंसिनोनृपाः ॥८॥

महापराक्रमी देवीकी भक्तिमें परायण हुए ॥ ४ ॥ नारदजी बोले इन मनुने किसप्रकार पूर्व जन्ममें पृथ्वीसे प्रगट भगवतीका आराधन किया था, सो आप हमसे कहिये ? ॥ ५ ॥ श्रीनारायण बोले स्वारोचिष मनुके अन्तरमें चैत्र वंशमें एक सुरथ नामवाला राजा बडा बली और विख्यात था ॥६॥ यह गुणग्राही धनुर्धर मान्य श्रेष्ठ और कवि था,धनका संग्रहकर्त्ता और याचकमंडलको दान देता था ॥ ७ ॥ वह मानी शत्रुओंका मर्दन करनेवाला सब अस्त्रोंमें कुशल और बली हुआ एक समय उसकी कोलानगरीके विध्वंस करनेवाला राजा ॥ ८ ॥

प्रकृतिखण्डके दुर्गामाहात्म्यमें इसका विस्तार है कि ध्रुवका पौत्र नंदि शत १०० अक्षौणीसेना लेकर नगरीपर चढा था।

शत्रु सेनाके सहित आकर इसे घेरते हुए जब इस मानधनी राजाकी नगरी उन्होंने घेर ली ॥ ९॥ तब सुरथराजा सेनासहित शत्रुके मारनेकी उच्छासे नगरीसे
बाहर निकला ॥१०॥तब शत्रुओंने युद्ध कर सुरथ राजाको जीत लिया अमात्य मन्त्री और कोषधन उसका सब जाता रहा ॥ ११ ॥ जब सब धन हरगया
तब राजा बडा दुःखी हुआ तब वह परमद्युति नगरीसे बाहर किये गये ॥१२॥ और मृगयाके मिससे वनको चले गये इकले वनमें भ्रांत हो राजा विचरनेलगे
॥१३॥फिर किसी एक शान्त मनवाले श्वापदोंसे व्याप्त मुनि और शिष्यगणोंसे संयुक्त ॥ १४ ॥ मुनिश्रेष्ठ बुद्धिमान् दीर्घदृष्टिके आश्रममें राजा कुछ दिनोंतक
निवास करता हुआ ॥१५॥एक समय वह राजा पूजाके अन्तमे मुनिके समीप जाय प्रणाम कर नम्रतासे पूँछने लगा ॥ १६ ॥ हे मुनिराज ! मेरा मन बडा

शत्रवःसैन्यसहिताःपरिवार्यैनमूर्जिताः ॥ रुरुधुर्नगरींतस्यराज्ञोमानधनस्यहि ॥ ९ ॥ तदाससुरथोनामराजासैन्यसमावृतः ॥ निर्ययौनगरा
त्स्वीयात्सर्वशत्रुनिबर्हणः ॥ १० ॥ तदाससमरेराजासुरथःशत्रुभिर्जितः ॥ अमात्यैर्मंत्रिभिश्चैवतस्यकोशगतंधनम् ॥ ११ ॥ हृतंसर्वमशेषे
णतदाऽतप्यतभूमिपः ॥ निष्काशितश्चनगरात्सराजापरमद्युतिः ॥ १२ ॥ जगामाऽश्रमथाऽऽरुह्यमृगयामिषतोवनम् ॥ एकाकीविजनेऽरण्ये
बभ्रामोद्भ्रांतमानसः ॥ १३ ॥ मुनेःकस्यचिदागत्यस्वाश्रमंशांतमानसः ॥ प्रशांतजंतुसंयुक्तंमुनिशिष्यगणैर्युतम् ॥ १४ ॥ उवासकंचित्का
लंसराजापरमशोभने ॥ आश्रमेमुनिवर्यस्यदीर्घदृष्टेःसुमेधसः ॥ १५ ॥ एकदासमहीपालोमुनिंपूजावसानके ॥ कालेगत्वाप्रणम्याऽशुपप्र
च्छविनयान्वितः ॥१६॥ मुनेममनोदुःखंबाधतेचाधिसंभवम् ॥ ज्ञाततत्त्वस्यभूदेवनिष्प्रज्ञस्यचसंततम् ॥१७॥ शत्रुभिर्निर्जितस्यापिहृतरा
ज्यस्यसर्वशः ॥ तथापितेषुमनसिममत्वंजायतेस्फुटम् ॥१८॥ किंकरोमिक्वगच्छामिकथंशर्मलभेमुने ॥ त्वदनुग्रहमाशासेवदवेदविदांवर ॥
॥१९॥ मुनिरुवाच ॥ आकर्णयमहीपालमहाश्चर्यकरंपरम् ॥ देवीमाहात्म्यमतुलंसर्वकामप्रदंपरम्॥२०॥ जगन्मयीमहामायाविष्णुब्रह्महरो
द्भवा ॥ साबलादपहृत्यैवजंतूनांमानसानिहि ॥२१॥ मोहायप्रतिसंयच्छेदितिजानीहिभूमिप ॥ सासृजत्यखिलंविश्वंसापालयतिसर्वदा ॥२२॥

दुःखी है हे भूदेव!तत्त्वज्ञान होने और निष्प्रज्ञा होनेपरभी॥१७॥शत्रुकेद्वारा जो मेरा राज्य धन हरण हुआ है तौभी मेरे मनसे राज्यका ममत्व नहीं छूटता१८॥
हे मुनिराज!मैं क्या करूं कहां जाऊं किसप्रकार मेरे मनमें शान्ति होगी?हे वेदज्ञाताओंमें श्रेष्ठ!अब मैं आपके अनुग्रहकी इच्छा करता हूं सो आप कृपा कर कहिये
॥१९॥मुनि बोले हे राजन् !महाआश्चर्य करनेवाली बातको सुनो,जो देवीका माहात्म्य सब कामनादायक है ॥२० ॥ जो जगन्मयी महामाया विष्णु,शिव
ब्रह्माकी भी प्रगट करनेवाली है,जो बलसे जन्तुओंके मन आकर्षण करती है ॥ २१॥ और फिर मोहितकर देती है ऐसा जानो वही सब जगत्को उत्पन्नकर

पालन करती है॥ २२॥ और संहारके समय हररूप धारण करती है, वह कामदात्री महामाया दुरन्ता कालरात्रि है॥ २३॥ यह काली विश्वकी संहार करनेवाली कमला कमलमें निवास करनेवाली है उसीसे सब जगत् होकर उसीमें प्रतिष्ठित है॥ २४॥ अन्तमें उसीमें लय होगा इस कारण वही परात्पर है. हे राजन् जिसके ऊपर उस देवीका प्रसाद होजाता है॥ २५॥ वही मोहके पार होजाता है इसमें सन्देह नहीं ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ राजा बोले हे कालजाननेवालोंमें श्रेष्ठ ! कहो वह कौनसी देवी है जो इन प्राणियोंको मोहित करती है इसमें कारण क्या है ? ॥ १ ॥ वह देवी किससे प्रगट होती है क्या उसका स्वरूप है क्या आत्मा है ? हे ब्रह्मन् ! कृपाकर आप यह सब कहिये ॥ २ ॥ मुनि बोले सुनो राजन् ! मैं तुमसे देवीका स्वरूप कहताहूं जिस प्रकार

संहारेहररूपेणसंहरत्येवभूमिप ॥ कामदात्रीमहामायाकालरात्रिर्दुरत्यया ॥ २३ ॥ विश्वसंहारिणीकालीकमलाकमलालया ॥ तस्यांसर्वंजगज्जातंतस्यांविश्वंप्रतिष्ठितम् ॥ २४ ॥ लयमेष्यतितस्यांचतस्मात्सैवपरात्परा ॥ तस्यादेव्याःप्रसादश्चयस्योपरिभवेन्नृप ॥ सएवमोहमत्येतिनान्यथाधरणीपते ॥ २५ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेदशमस्कंधेदशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ राजोवाच ॥ कासादेवीत्वयाप्रोक्ताब्रूहिकालविदांवर ॥ कामोहयतिसत्त्वानिकारणंकिंभवेद्द्विज ॥ १ ॥ कस्मादुत्पद्यतेदेवीकिंरूपासाकिमात्मिका ॥ सर्वमाख्याहिभूदेवकृपयाममसर्वतः ॥ २ ॥ मुनिरुवाच ॥ राजन्देव्याःस्वरूपंतेवर्णयामिनिशामय ॥ यथाचोत्पतितादेवीयेनवासाजगन्मयी ॥ ३ ॥ यदानारायणोदेवोविश्वंसंहृत्ययोगराट् ॥ आस्तीर्यशेषंभगवान्समुद्रेनिद्रितोऽभवत् ॥ ४ ॥ तदाप्रस्वापवशगोदेवदेवोजनार्दनः ॥ तत्कर्णमलसंजातौदानवौमधुकैटभौ ॥ ५ ॥ ब्रह्माणंहंतुमुद्युक्तौदानवौघोररूपिणौ ॥ तदाकमलजोदेवोदृष्ट्वातौमधुकैटभौ ॥ ६ ॥ निद्रितंदेवदेवेशंचिंतामापदुरत्ययाम् ॥ निद्रितोभगवानीशोदानवौचदुरासदौ ॥ ७ ॥ किंकरोमिक्वगच्छामिकथंशर्मलभेह्यहम् ॥ एवंचिंतयतस्तस्यपद्मयोनेर्महात्मनः ॥ ८ ॥ बुद्धिःप्रादुरभूत्तात तदाकार्यप्रसाधिनी ॥ यस्यावशंगतोदेवोनिद्रितोभगवान्हरिः ॥ ९ ॥

वह जगन्मयी प्रगट हुई सो आपसे कहता हूं ॥ ३ ॥ जिस समय योगनिद्रामें भगवान् सब जगत्का संहार कर शयन कर गये और शेषशय्यापर सागरमें निद्रित हुये ॥ ४ ॥ तब देवदेव जनार्दनके शयन करनेसे मधुकैटभ दानव उनके कानोंके मैलसे प्रगट हुए ॥ ५ ॥ वह घोररूप दानव ब्रह्माजीके मारनेको उद्यत हुए. तब ब्रह्माजी उन दोनों दैत्योंको देखकर ॥ ६ ॥ तथा विष्णुको सोता देख बडी चिन्ताको प्राप्त हुए कि, भगवान् शयन करते हैं और ये दोनों दैत्य बडे प्रबल हैं ॥ ७ ॥ मैं क्या करूं कहां जाऊं किसप्रकार मुझे मंगलकी प्राप्ति हो ? इसप्रकार महात्मा ब्रह्माजीके चिन्ता करनेमें ॥ ८ ॥ तब कार्यसाधनी बुद्धि प्रगट

हुई, जिसके द्वारा भगवान् निद्रित हुए थे॥९॥ उस सबकी प्रसूती भगवती देवीके शरण होता हूं, ब्रह्माजी बोले हे जगद्धात्री! भक्तोंको अभीष्ट फल देनेवाली आपकी जय हो॥१०॥ हे जगत्की माया, माहामाया, समुद्रमें शयन करनेवाली शिवे! तुम्हारी आज्ञामें वश हुए सब अपना अपना कार्य करते हैं ॥११॥ तुम कालरात्री, महारात्री, मोहरात्री, मदसे उत्कट हो, सर्वत्र व्याप्त वशगामिनी महा आनंदकी मर्यादा हो॥१२॥ तुम पूजनीय महा आराधनीया माया, मधुमती, मही, परमा, परमेशानी अर्थात् सब पर और अपरकी परमा कही गई हो ॥ १३ ॥ लज्जा, पुष्टि, क्षमा, कीर्ति, कान्ति, कारुण्य विग्रहवाली, मनोहर जगत्से वंदित जाग्रदादि स्वरूप वाली ॥ १४ ॥ परमा, परमेशानी, परनंदा, परायणा, अद्वितीया, एक, एक स्वरूपवाली तथा मायावस्तुके सहित दयामयी हो कहीं द्वयात्मिका पाठ है, तब यह अर्थ

तांदेवींशरणंयामिनिद्रांसर्वप्रसूतिकाम् ॥ ब्रह्मोवाच ॥ देवदेविजगद्धात्रिभक्ताभीष्टफलप्रदे ॥ १० ॥ जगन्मायेमहामायेसमुद्रशयनेशिवे ॥
त्वदाज्ञावशगाःसर्वेस्वस्वकार्यविधायिनः ॥११॥ कालरात्रिर्महारात्रिर्मोहरात्रिर्मदोत्कटा ॥ व्यापिनीवशगामान्यामहानंदैकशेवधिः ॥१२॥
महनीयामहाराध्यामायामधुमतीमही ॥ परापराणांसर्वेषांपरमात्वंप्रकीर्तिता ॥ १३ ॥ लज्जापुष्टिःक्षमाकीर्तिःकांतिःकारुण्यविग्रहा ॥ कमनीयाजगद्वंद्याजाग्रदादिस्वरूपिणी ॥ १४ ॥ परमापरमेशानीपरनंदापरायणा ॥ एकाऽप्येकस्वरूपाचसद्वितीयाद्वयात्मिका ॥१५॥ त्रयीत्रिवर्गनिलयातुर्यातुर्यपदात्मिका ॥ पंचमीपंचभूतेशीषष्ठीषष्ठेश्वरीतिच ॥ १६ ॥ सप्तमीसप्तवारेशीसप्तसप्तवरप्रदा ॥ अष्टमीवसुनाथाचनवग्रहमयीश्वरी ॥ १७ ॥ नवरागकलारम्यानवसंख्यानवेश्वरी ॥ दशमीदशदिक्पूज्यादशाशाव्यापिनीरमा ॥ १८ ॥ एकादशात्मिकाचैकादशरुद्रनिषेविता ॥ एकादशीतिथिप्रीताएकादशगणाधिपा ॥ १९ ॥ द्वादशीद्वादशभुजाद्वादशादित्यजन्मभूः ॥ त्रयोदशात्मिकादेवीत्रयोदशगणप्रिया ॥ २० ॥

करना कि द्वित्वसंख्याविशिष्ट पदार्थात्मिका हो॥१५॥ त्रयीविद्यारूप, त्रिगुणरूप, धर्म-अर्थ-काम-स्वरूपिणी तुर्यावस्थास्वरूप ब्रह्मपदात्मिका, अथवा एकसे चार संख्या तिथिरूपा हो, पंचतत्त्व-संख्यारूप पांच भूतोंकी अधीश्वरी षष्ठी, षट् संख्यारूपा, अथवा छः के पूरक पदार्थकी अधीश्वरी हो॥१६॥ सप्तमी तिथि सातों वारकी अधीश्वरी सात सात वारकी देनेवाली अष्टमी वसुओंकी अधीश्वरी, नवग्रह नौयुक्त और उनकी अधीश्वरी ॥ १७ ॥ नव रागोंकी कलासे मनोहर संख्या तथा नौकी अधीश्वरी दशमी दश दिशाओंमें पूजनीया, दशों दिशाओंमें व्याप्तरमारूप ॥ १८ ॥ एकादशात्मायुक्त ग्यारह रुद्रोंसे निषेवित, एकादशी तिथिको प्यार करनेवाली, एकादश गणोंकी स्वामिनी ॥१९॥ द्वादशी, बारह भुजावाली, बारह आदित्योंको प्रगट करनेवाली, त्रयोदशात्मिका "मलमासके सहित तेरहवां

हे राजन् ! इसी प्रकार तुम भी माहेश्वरी जगदम्बिकाको आराधन कर शीघ्रही महासमृद्धिको प्राप्त होगे॥ १४॥ जब मुनिश्रेष्ठ पुलहने इस प्रकार समझाया तब अंग पुत्र तप करने विरजा नदीके तटपर गया॥ १५॥वहांवाणीवीजका जप करता परम तप करने लगा और यह राजा सूखे पत्तोंका आहार करने लगा ॥ १६॥ पहले वर्षमें पत्ते खाये दूसरेमें जल पिया तीसरेमें वायु भक्षण कर ठूंठके समान अचल रहे ॥ १७ ॥ इसप्रकार बारह वर्षपर्यन्त राजाने भोजन त्यागकर जप किया जिससे मतिमें प्रकाश हुआ ॥ १८ ॥ जब एकान्तमें देवीका भजन करने लगा तब साक्षात् परमेश्वरी जगन्माता प्रसन्न हो प्रगट हुई॥ १९॥ जो तेज सम्पन्न दुराधर्ष सर्वदेवमय ईश्वरी है, वह मनोहर अक्षरोंसे अगपुत्रसे कहने लगी॥ २०॥ देवी बोली हे पृथ्वीपाल!जो तुमने अपने मनमें विचारा है वह मांगो

एवंत्वमपिराजन्यमहेशींजगदंबिकाम् ॥ समाराध्यमहर्द्धिंचलप्स्यसेऽचिरकालतः ॥ १४ ॥एवंसमुनिवर्येणपुलहेनप्रबोधितः ॥ अंगपुत्रस्तप
स्तप्तुंजगामविरजांनदीम् ॥ १५ ॥ सचतेपेतपस्तीव्रंवाग्भवस्यजपेरतः ॥ बीजस्यपृथिवीपालः शीर्णपर्णाशनोविभुः ॥ १६ ॥
प्रथमेऽब्देपल्लवाशोद्वितीयेतोयभक्षणः ॥ तृतीयेऽब्देपवनभुक्तस्थौस्थाणुरिवाचलः ॥ १७ ॥ एवंद्वादशवर्षाणित्यक्ताहारस्यभूभुजः॥ वाग्भवं
जपतोनित्यंमतिरासीच्छुभान्विता ॥ १८ ॥ तथाचदेव्याःपरमंमंत्रंसंजपतोरहः॥प्रादुरासीज्जगन्मातासाक्षाच्छ्रीपरमेश्वरी ॥ १९ ॥ तेजोम
यीदुराधर्षासर्वदेवमयीश्वरी ॥उवाचांगतनूजंतंप्रसन्नाललिताक्षरम् ॥२०॥देव्युवाच ॥ पृथिवीपालतेयत्स्याच्चिंतितंपरमंवरम् ॥ तद्ब्रूहिसंप्रदा
स्यामितपसातेसुतोषिता ॥ २१॥चाक्षुषउवाच ॥ जानासिदेवदेवेशियत्प्रार्थ्यमनसेप्सितम् ॥ अंतर्यामिस्वरूपेणतत्सर्वदेवपूजिते ॥ २२ ॥
तथाऽपिममभाग्येनजातंयत्तवदर्शनम्॥ब्रवीमिदेविमेदेहिराज्यंमन्वंतरश्रितम्॥२३॥श्रीदेव्युवाच॥ दत्तंमन्वंतरस्याऽस्यराज्यंराजन्यसत्तम ॥
पुत्रामहाबलास्तेचभविष्यंतिगुणाधिकाः ॥ २४ ॥ राज्यंनिष्कंटकंभाविमोक्षोंऽतेचापिनिश्चितः॥एवंदत्त्वावरंदेवीमनवेवरमुत्तमम् ॥ २५ ॥
जगामाऽदर्शनंसद्यस्तेनभक्त्याचसंस्तुता ॥ सोऽपिराजामनुःषष्ठःप्रसादात्तुतदाश्रयात् ॥ २६ ॥

मैं तुम्हारे तपसे प्रसन्न हो तुमको देती हूं॥२१॥चाक्षुप बोले हे देवेशि! जो प्रार्थना मेरे मनमें है उसको तुम जानती हो,हे देव पूजिते ! अन्तर्यामी स्वरूपसे तुम सब जानती हो ॥ २२ ॥ यह मेरा बडा भाग्य है जो तुम्हारा दर्शन प्राप्त हुआ. हे देवि ! मुझको मन्वन्तरपर्यन्तके आश्रयका राज्य दो ॥२३॥ देवी बोली हे राजसत्तम! मैने मन्वन्तरपर्यन्तका राज्य तुमको दिया,तुम्हारे गुणी महाबली पुत्र होंगे ॥ २४ ॥ निष्कंटक राज्य और अन्तमें तुम्हारी मोक्ष होगी, इस प्रकार देवी मनुको वर दे॥ २५॥उससे भक्तिपूर्वक स्तुतिको प्राप्त होकर अदर्शनको प्राप्त हुई वह राजा भगवतीके आश्रयसे छठा मनु हुआ॥ २६ ॥

श्रीनारायण बोले अब विचित्र देवीका माहात्म्य सुनो जिसप्रकार अंगपुत्रमनुने उत्तम राज्य पाया ॥१॥ अंगराजाका पुत्र चाक्षुषमनु हुआ यह छठवाँ मनु पुलह नाम ब्रह्मर्षिकी शरणको प्राप्त हुआ ॥२॥हे ब्रह्मर्षे ! मैं आपकी शरण हुआ हूं हे दुःखनाशक !आप मुझे समझाइये जिससे मैं श्रेष्ठ लक्ष्मीको प्राप्त होऊं ॥३॥ जैसे मेरा पृथ्वीमें अखण्ड राज्य होजाय मेरी भुजाओंका बल अप्रतिहत और अस्त्र शस्त्रमें मैं निपुण होजाऊं ॥४॥निरन्तर स्थायी सन्तति, अखण्ड उत्तम आयु और अंतमें मुक्ति हो इसप्रकार मुझे उपदेश करो॥५॥जब इस प्रकारके वचन मुनिने सुने तब राजपुत्रसे देवीका परमाराधन कहने लगे॥६॥हे राजन्!मेरे श्रोत्रसुख कारी वचन सुनो तुम शिवाका आराधन करो उसके प्रसादसे यह सब कुछ होजायगा॥७॥चाक्षुष बोले हे मुने!भगवतीका परमाराधन किस प्रकार है किस प्रकार

श्रीनारायणउवाच ॥ अथातःश्रूयतांचित्रंदेवीमाहात्म्यमुत्तमम् ॥ अंगपुत्रेणमनुनायथाऽऽप्तंराज्यमुत्तमम् ॥ १ ॥ अंगस्यराज्ञःपुत्रोऽभूच्चाक्षुषोमनुरुत्तमः ॥ षष्ठःसुपुलहंनामब्रह्मर्षिंशरणंगतः ॥ २ ॥ ब्रह्मर्षेत्वामहंप्राप्तःशरणंप्रणतार्तिहन् ॥ शाधिमांकिंकरंस्वामिन्येनाऽहंप्राप्नुयांश्रियम् ॥ ३ ॥ मेदिन्याश्चाधिपत्यंमेस्याद्यथावदखंडितम् ॥ अव्याहतंभुजबलंशस्त्रास्त्रनिपुणंक्षमम् ॥ ४ ॥ संततिश्चिरकालीनाऽप्यखंडंवयउत्तमम् ॥ अंतेऽपवर्गलाभश्चस्यात्तथोपदिशाऽद्यमे ॥ ५ ॥ इत्येवंवचनंतस्यमनोःकर्णपथेऽभवत् ॥ प्रत्युवाचमुनिःश्रीमान्देव्याःसंराधनंपरम् ॥ ६ ॥ राजन्नाकर्णयवचोममश्रोत्रसुखंमहत् ॥ शिवामाराधयाऽद्यत्वंतत्प्रसादादिदंभवेत् ॥ ७ ॥ चाक्षुषउवाच ॥ कीदृगाराधनंदेव्यास्तस्याःपरमपावनम् ॥ केनाकारेणकर्तव्यंकारुण्याद्वक्तुमर्हसि ॥ ८ ॥ मुनिरुवाच ॥ राजन्नाकर्ण्यतांदेव्याःपूजनंपरमव्ययम् ॥ वाग्भवंबीजमव्यक्तंसंजप्यमनिशंतथा ॥ ९ ॥ त्रिकालंसंजपन्मर्त्योभुक्तिमुक्तीलभेत्तुहि ॥ नबीजंवाग्भवादन्यदस्तिराजन्यनंदन ॥ १० ॥ जपात्सिद्धिकरंवीर्यबलवृद्धिकरंपरम् ॥ एतस्यजापात्पाद्मोऽपिसृष्टिकर्तामहाबलः ॥ ११ ॥ विष्णुर्यज्जपतःसृष्टिपालकःपरिकीर्तितः ॥ महेश्वरोऽपिसंहर्तायज्जपादभवन्नृप ॥ १२ ॥ लोकपालास्तथाऽन्येऽपिनिग्रहानुग्रहक्षमाः ॥ यदाश्रयादभूवंस्तेबलवीर्यमदोद्धताः ॥ १३ ॥

करना चाहिये वह कृपाकर आप कहिये ॥८॥ मुनि बोले हे राजन्! देवीका परम अव्यय पूजन आप सुनिये महासरस्वती देवता वाला बीज निरन्तर जपना चाहिये॥९॥तीन काल जपनेसे भुक्ति मुक्तिकी प्राप्ति होती है,हे राजन्!वाग्भवबीजके समान और मन्त्र नहीं है॥१०॥यह जपसेही सिद्धि करनेवाला बलवीर्यकी वृद्धि करनेवाला है इसीके जपसे ब्रह्माजी सृष्टि करनेमें समर्थ हुए हैं॥११॥ इसीके जपसे विष्णु सृष्टिपालक और महेश्वर संहर्ता कहे जाते हैं ॥ १२ ॥ तथा इससे दूसरे लोकपाल भी निग्रह अनुग्रह करनेमे समर्थ होते हैं जिसके आश्रयसे यह सब कोई बलवीर्य सम्पन्न हुए है ॥ १३ ॥

भोगकर अपने मन्वन्तरके आश्रयसे स्वर्ग लोकको गया- प्रियव्रतका पुत्र मनु तीसरा उत्तमनामक हुआ ॥ १३ ॥ वह गंगा किनारे देवीका जप करता हुआ तप करनेलगा, इसप्रकार तीन वर्षमें देवीके अनुग्रहको प्राप्त हुआ ॥ १४ ॥ भक्तिसे भावितमन हो देवीको अनेक स्तोत्रोंसे पूजकर चिरकालिक सन्ततिके सहित निष्कंटक राज्यको प्राप्त होता हुआ ॥ १५ ॥ राजोंके योग्य सुख और युग धर्मको भोगकर राजर्षियोंसे भावित पदवीको प्राप्त होता हुआ ॥ १६ ॥ चौथा तामस नाम मनु प्रियव्रतका पुत्र हुआ वह नर्मदाके दक्षिणकूलमें जगन्माताकी आराधना कर ॥ १७ ॥ जो माहेश्वरी है उनका भजन कर कामराजके कूट जापमें परायण हुआ वसन्त शरद् और नवरात्रमें पूजा जपसे ॥ १८ ॥ श्रेष्ठ कमललोचनी देवीको सन्तुष्ट करता हुआ उनकी प्रसन्नताको अनेक स्तोत्रोंसे

भुक्त्वाजगामस्वर्लोकंनिजमन्वंतराश्रयात् ॥ तृतीयउत्तमोनामप्रियव्रतसुतोमनुः ॥ १३ ॥ गंगाकूलेतपस्तप्त्वावाग्भवंसंजपन्नहः ॥ वर्षाणित्रीण्युपवसन्देव्यनुग्रहमाविशत् ॥ १४ ॥ स्तुत्वादेवींस्तोत्रवरैर्भक्तिभावितमानसः ॥ राज्यंनिष्कंटकंलेभेसंततिंचिरकालिकीम् ॥ १५ ॥ राज्योत्थान्यानिसौख्यानिभुक्त्वाधर्मान्युगस्यच ॥ सोप्याजगामपदवींराजर्षिवरभाविताम् ॥ १६ ॥ चतुर्थस्तामसोनामप्रियव्रतसुतोमनुः ॥ नर्मदादक्षिणेकूलेसमाराध्यजगन्मयीम् ॥ १७ ॥ महेश्वरींकामराजकूटजापपरायणः ॥ वासंतेशारदेकालेनवरात्रसपर्यया ॥ १८ ॥ तोषयामासदेवेशींजलजाक्षीमनूपमाम् ॥ तस्याःप्रसादमासाद्यनत्वास्तोत्रैरनुत्तमैः ॥ १९ ॥ अकंटकंमहद्राज्यंबुभुजेगतसाध्वसः ॥ पुत्रान्बलोद्धताञ्छूरान्दशवीर्यनिकेतनान् ॥ २० ॥ उत्पाद्यनिजभार्यायांजगामांबरमुत्तमम् ॥ पंचमोमनुराख्यातोरैवतस्तामसानुजः ॥ २१ ॥ कालिंदीकूलमाश्रित्यजजापकामसंज्ञकम् ॥ बीजंपरमवाग्दर्पदायकंसाधकाश्रयम् ॥ २२ ॥ एतदाराधनादापस्वाराज्यर्द्धिमनुत्तमाम् ॥ बलमप्रहतंलोके सर्वसिद्धिविधायकम् ॥ २३ ॥ संततिंचिरकालीनांपुत्रपौत्रमयींशुभाम् ॥ धर्मान्व्यस्यव्यवस्थाप्यविषयानुपभुज्यच ॥ २४ ॥ जगामाप्रतिमःशूरोमहेंद्रालयमुत्तमम् ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेऽष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

प्राप्त होकर ॥ १९ ॥ निर्भय हो अकंटक राज्य भोगने लगा और बडे पराक्रमी शूर दशपुत्रोंको ॥ २० ॥ भार्यामें प्रगटकर स्वर्गलोकको गमन किया तामसका छोटा भाई पांचवाँ मनु रैवत हुआ ॥ २१ ॥ उसने भी यमुनाके किनारे कामराज मंत्रका जप किया जो साधकको अनेक प्रकारकी मनोरथसिद्धिका देनेवाला है ॥ २२ ॥ इसके आराधनसे उस मनुको श्रेष्ठ राज्यकी सिद्धि प्राप्त हुई और लोकमें सब सिद्धिविधायक बडा बल प्राप्त हुआ ॥ २३ ॥ और चिरायुष पुत्र पौत्रादि सन्तति हुई, इसप्रकार धर्मको स्थापन कर विषयोंको भोगकर ॥ २४ ॥ अन्तमें वह शूर महेन्द्रस्थानको प्राप्त हुए ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे भाषाटीकायामष्टमोऽध्याय ॥ ८ ॥

शौनकजी बोले मैंने आपसे जो पूँछा सो आपने आद्यमन्वन्तर कहा अब आप दिव्य तेजवाले मनुओंका वर्णन कीजिये ॥ १ ॥ सूतजी बोले इसप्रकार स्वायंभुवकी उत्पत्ति सुनकर क्रमसे उनकी संभूतिकी इच्छासे ॥ २ ॥ परमज्ञानी देवीके तत्त्व जाननेमें पण्डित नारदजी पूँछने लगे हे भगवन् ! मुझसे मनुओंकी उत्पत्ति कहिये ॥ ३ ॥ नारायण बोले पहले हमने आपसे स्वायंभुवमनुका चारित्र कहा जिससे देवीके आराधनसे उन्होंने अकंटक राज्य पाया ॥ ४ ॥ उस मनुके प्रियव्रत और उत्तानपाद दो पुत्र हुए यह राजपालनमें पृथ्वीमें विख्यात हुए॥५॥दूसरे मनु स्वारोचिप हुए यह अप्रमेय पराक्रमी प्रियव्रतके पुत्र थे॥६॥ वह स्वारोचिषनाम मनु कालिन्दीके तटपर सब प्राणियोंके प्रिय करनेको निवास करते हुए ॥ ७ ॥ और जीर्ण पत्ते खाकर तप करनेको उद्यत हुए और देवीकी

शौनकउवाच ॥ आद्योमन्वंतरःप्रोक्तोभवताचायमुत्तमः ॥ अन्येषामुद्भवंब्रूहिमनूनांदिव्यतेजसाम् ॥ १ ॥ सूतउवाच ॥ एवमाद्यस्यचोत्पत्तिंश्रुत्वास्वायंभुवस्यहि ॥ अन्येषांक्रमशस्तेषांसंभूतिंपरिपृच्छति ॥ २ ॥ नारदःपरमोज्ञानीदेवीतत्त्वार्थकोविदः ॥ नारदउवाच ॥ मनूनांमेसमाख्याहिसूत्पत्तिंचसनातन ॥३॥ नारायणउवाच ॥ प्रथमोऽयंमनुःस्वायंभुवउक्तोमहामुने ॥ देव्याराधनतोयेनप्राप्तंराज्यमकंटकम् ॥४॥ प्रियव्रतोत्तानपादौमनुपुत्रौमहौजसौ ॥ राज्यपालनकर्तारौविख्यातौवसुधातले॥५॥ द्वितीयश्चमनुःस्वारोचिपउक्तोमनीषिभिः ॥ प्रियव्रतसुतः श्रीमानप्रमेयपराक्रमः ॥ ६ ॥ सस्वारोचिषनामापिकालिंदीकूलतोमनुः ॥ निवासंकल्पयामाससर्वसत्त्वप्रियंकरः ॥७॥ जीर्णपत्राशनोभूत्वातपःकर्तुमनुव्रतः ॥ देव्यामूर्तिंमृन्मयींचपूजयामासभक्तितः ॥८॥ एवंद्वादशवर्षाणिवनस्थस्यतपस्यतः ॥ देवीप्रादुरभूत्तातसहस्रार्कसमद्युतिः॥ ॥ ९ ॥ ततःप्रसन्नादेवेशीस्तवराजेनसुव्रता ॥ ददौस्वारोचिषायैवसर्वमन्वंतराश्रयम् ॥ १० ॥ आधिपत्यंजगद्धात्रीतारिणीतिप्रथामगात ॥ एवंस्वारोचिषमनुस्तारिण्याराधनात्ततः ॥ ११ ॥ आधिपत्यंचलेभेससर्वारातिविवर्जितम् ॥ धर्मसंस्थाप्यविधिवद्राज्यंपुत्रैःसमंविभुः॥१२॥

मृत्तिकाकी मूर्त्तिकी भक्तिसे पूजा करने लगे ॥ ८ ॥ इसप्रकार वनमें निवास करते बारह वर्ष बीत गये हे तात ! तब सहस्र सूर्यके समान कान्तिवाली देवी प्रगट हुई ॥ ९ ॥ हे सुव्रत ! तब उनके स्तवराजसे देवी प्रसन्न हुई और स्वारोचिषको मन्वन्तरका आश्रय दिया ॥ १० ॥ इसप्रकार जगन्माता आधिपत्य देकर तारिणी नामसे विख्यात हुई. इसप्रकार स्वारोचिषमनु तारिणीके आराधनसे ॥ ११ ॥ सब शत्रुओंसे रहित हो आधिपत्यको प्राप्त हुए. इसप्रकार विधिपूर्वक धर्मको स्थापित कर राज्यको पुत्रोंको साथ ॥ १२ ॥

आगे स्थित होते हुए मुनिको देख पर्वत कंपायमान होगया और सूक्ष्म होकर पृथ्वीमें स्पर्शसा करने लगा ॥ १६ ॥ भक्तिभावसे पृथ्वीमें दंडवत् करता हुआ इस प्रकार महामुनि विन्ध्यपर्वतको नम्रीभूत देखकर ॥ १७ ॥ प्रसन्न हो विन्ध्याचलसे कहने लगे हे वत्स ! मैं जबतक इधर आऊं तबतक तुम योंही स्थित रहो॥ १८ ॥हे पुत्र!मैं तुम्हारे ऊंचे शिखर नहीं लॉघसक्ता हूं ऐसा कहकर मुनि दक्षिणदिशा जानेको उत्सुक हुए ॥ १९ ॥ और उसके शिखरोंपर आरोहण करते उतरगये फिर दक्षिणदिशामें जाय मार्गमें श्रीपर्वतको देख ॥२०॥ मलयाचलको प्राप्त हो वहॉ अपना आश्रम निर्माण करते हुए और मुनिसे पूजित हो देवीभी विन्ध्याचलपर आई ॥ २१ ॥ हे शौनक वह लोकमें विन्ध्यवासिनीनामसे विख्यात हुई सूतजी बोले यह शत्रुनाशन परमोत्तम चारित्र है॥ २२॥यह अगस्त्य और

चकंपेचाचलस्तूर्णंदृष्ट्वैवाग्रेस्थितंमुनिम् ॥ गिरिःखर्वतरोभूत्वाविवक्षुरवनीमिव ॥ १६ ॥ दंडवत्पतितोभूमौसाष्टांगंभक्तिभावितः ॥ तंदृष्ट्वान म्रशिखरंविंध्यंनाममहागिरिम् ॥१७॥ प्रसन्नवदनोऽगस्त्योमुनिर्विंध्यमथाऽब्रवीत्॥वत्सैवंतिष्ठतावत्त्वंयावदागम्यतेमया ॥१८॥ अशक्तोऽहंगं डशैलारोहणेतवपुत्रक॥एवमुक्त्वामुनिर्याम्यदिशंप्रतिगमोत्सुकः ॥१९॥आरुह्यतस्यशिखराण्यवारुहदनुक्रमात् ॥गतोयाम्यदिशंचापिश्रीशै लंप्रेक्ष्यवर्त्मनि॥२०॥मलयाचलमासाद्यतत्राऽऽश्रमपरोभवत्॥सापिदेवीतत्रविंध्यमागतामनुपूजिता॥२१॥ लोकेषुप्रथिताविंध्यवासिनीतिच शौनक ॥सूतउवाच॥एतच्चरित्रंपरमंशत्रुनाशनमुत्तमम् ॥२२॥ अगस्त्यविंध्यनगयोराख्यानंपापनाशनम् ॥ राज्ञांविजयदंतच्चद्विजानांज्ञानव र्धनम्॥२३॥ वैश्यानांधान्यधनदंशूद्राणांसुखदंतथा॥ धर्मार्थीधर्ममाप्नोतिधनार्थीधनमाप्नुयात् ॥२४॥कामात्तवाप्नुयात्कामीभक्त्याचास्यस कृच्छ्रवात् ॥ एवंस्वायंभुवमनुर्देवीमाराध्यभक्तितः ॥ २५ ॥ लेभेराज्यंधरायाश्चनिजमन्वंतराश्रयम् ॥ २६ ॥ इत्येतद्वर्णितंसौम्यमयाम न्वंतराश्रितम् ॥ आद्यंचरित्रंश्रीदेव्याःकिंपुनःकथयामिते ॥ २७ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहा०दशमस्कन्धेसप्तमोध्यायः ॥ ७ ॥

विन्ध्याचलका पापनाशी आख्यान है यह राजोंको विजय और द्विजोंके ज्ञानका बढानेवाला है॥ २३ ॥वैश्योंको धान्यादिका दाता तथा शूद्रोंको सुख देनेवाला है इससे धर्मार्थीको धर्म और पुत्रार्थीको पुत्र मिलता है ॥ २४॥ भक्तिसे एकवारभी स्मरण करनेसे कामनावालेकी सब कामना पूर्ण होती हैं इसप्रकार स्वायंभुवमनु भक्तिसे देवीका आराधन कर॥ २५॥अपने मन्वन्तरके आश्रयवाले पृथ्वीका राज्य लेते हुए ॥२६॥ हे सौम्य!यह मैंने मन्वन्तर चारित्र वर्णन किया यह देवीका आद्य चारित्र है अब और क्या सुनने की इच्छा है ॥ २७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे भाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

जब कुंभजन्मा अगस्त्यजीने यह देवताओंका कार्य स्वीकार किया हे द्विजसत्तम ! तब देवता बडे प्रसन्न हुए ॥ २ ॥ मुनिके वचनसे सब देवता अपने अपने स्थानोंको गये तब मुनिवर नृपकन्या अपनी स्त्रीसे कहने लगे ॥ ३ ॥ हे प्रिये ! यह अनर्थकारी विघ्न प्राप्त हुआ है विन्ध्य पर्वतने सूर्यका मार्ग रोकनेकी इच्छा की है ॥ ४ ॥ उस विघ्नका कारण पुरातन तत्त्ववादी ऋषियोंका वाक्य स्मरण करके मैने जाना है जो काशीके उद्देश्यसे कहागया है ॥ ५ ॥ मुमुक्षुओंको कभी काशीवास त्यागना न चाहिये परन्तु काशी सेवन करनेवालोंको बडे विघ्न उपस्थित होते है ॥ ६ ॥ हे प्रिये ! वही काशीमें निवास करते हुए मुझे विघ्न प्राप्त हुआ है परम तपस्वी मुनि भार्यासे इसप्रकार कहकर ॥ ७ ॥ मणिकर्णिकामें स्नानकर विश्वेश्वरका दर्शनकर दण्डपाणिकी अर्चनाकर कालभैरवके समीप आय

अंगीकृतेतदाकार्येमुनिनाकुंभजन्मना ॥ देवाःप्रमुदिताःसर्वेबभूवुर्द्विजसत्तमाः ॥२॥ तेदेवाःस्वानिधिष्ण्यानिभेजिरेमुनिवाक्यतः॥ पत्नींमुनिवरःश्रीमानुवाचनृपकन्यकाम्॥३॥ अयेनृपसुतेप्राप्तोविघ्नोऽनर्थस्यकारकः॥भानुमार्गनिरोधेनकृतोविंध्यमहीभृता ॥४॥ आज्ञातंकारणंतच्चस्मृतंवाक्यंपुरातनम्॥काशीमुद्दिश्ययद्गीतंमुनिभिस्तत्त्वदर्शिभिः ॥ ५॥ अविमुक्तंनमोक्तव्यंसर्वथैवमुमुक्षुभिः ॥किंतुविघ्नाभविष्यंतिकाश्यांनिवसतांसताम्॥६॥ सोंतरायोमयाप्राप्तःकाश्यांनिवसताप्रिये॥इत्येवमुक्त्वाभार्यांतांमुनिःपरमतापनः॥७॥मणिकर्ण्यांसमाप्लुत्यदृष्ट्वाविश्वेश्वरंविभुम् ॥ दंडपाणिंसमभ्यर्च्यकालराजंसमागतः ॥ ८ ॥ कालराजमहाबाहोभक्तानांभयहारक ॥ कथंदूरयसेपुर्याःकाशीपुर्यास्त्वमीश्वरः ॥९॥ त्वंकाशीवसविघ्नानांनाशकोभक्तरक्षकः॥ मांकिंदूरयसेस्वामिन्भक्तार्तिविनिवारक॥१०॥परापवादोनोक्तोमेनपैशुन्यंनचानृतम् ॥ केनकर्मविपाकेनकाश्यादूरंकरोषिमाम् ॥ ११ ॥ एवंप्रार्थ्यचतंकालनाथंकुंभोद्भवोमुनिः ॥ जगामसाक्षिविघ्नेशंसर्वविघ्ननिवारणम् ॥ १२ ॥ तंदृष्ट्वाऽभ्यर्च्यसंप्रार्थ्यततःपुर्याविनिर्गतः ॥ लोपामुद्रापतिःश्रीमानगस्त्योदक्षिणांदिशम् ॥ १३ ॥ काशीविरहसंतप्तोमहाभाग्यनिधिर्मुनिः॥ संस्मृत्यानुक्षणंकाशींजगामसहभार्यया ॥ १४ ॥ तपोयानमिवाऽऽरुह्यनिमिषार्धेनवैमुनिः ॥ अग्रेददर्शतांविंध्यंरुद्धांबरमथोन्नतम् ॥ १५ ॥

॥ ८ ॥ कहने लगे हे महाबाहु भैरवजी ! भक्तोंका भय हरनेवाले तुम काशीपुरीके अधीश्वर होकर मुझे क्यों दूरकरते हो॥ ९ ॥ आप काशीके निवासियोंके सब भय दूर करते हो भक्तोंके रक्षकहो हे भक्तोंके भय निवारक ! मुझे क्यों दुःख देते हो॥ १० ॥ न मैने पराया अपवाद किया, न चुगली की, न असत्य बोला फिर किस कर्म विपाकसे मुझे काशीसे दूरकरते हो॥ ११ ॥ अगस्त्यजी इसप्रकार भैरवजीकी प्रार्थना करके सब विघ्नके निवारण करनेवाले विघ्नेशकी साक्षीको प्राप्त हुए ॥ १२ ॥ उनको देख और प्रार्थनाकरके पुरीसे बाहर हुए और श्रीमान् लोपामुद्राके पति दक्षिणदिशामें चले॥ १३ ॥ वह महाभाग्यनिधि मुनि काशीके विरहसे सन्तप्त हो बारंबार काशीका स्मरण करते भार्याके सहित गये ॥ १४ ॥ आधे निमेषमेंही वह मुनि तपके यानमें प्राप्त हो आगे उठे हुए विन्ध्यपर्वतको देखने लगे ॥ १५ ॥

है॥ १७॥हेस्वामिन्! प्रसन्न हो हम सब आपकी शरण हुए हैं हे परमकान्ति
सब देवताओंसे स्तुतिको प्राप्त गुणराशि महामुनिवारिष्ठ पूज्य स्त्री सहित आपको प्रणाम है॥ १९॥मुनिने
मान्! हम दुस्तर शैलके दुःखसे पीडित हुए हैं॥ १८॥जब परमधर्मात्मा अगस्त्यजीकी इसप्रकार प्रार्थना की तब हँसते हुए महर्षि प्रसन्न हो बोले॥ १९॥मुनिने
कहा हे देवताओ ! तुम त्रिभुवनमें सबसे श्रेष्ठ हो लोकपाल महात्मा निग्रह अनुग्रह करनेमे समर्थ हो॥ २०॥ जो अमरावतीके अधिपति तथा वज्र जिनका आयुध
है,जिसके द्वारे आठो सिद्धि निवास करती है वह मरुत्पति इन्द्र॥ २१॥ वैश्वानर हव्य कव्यका वहन करनेवाला अग्नि सब देवताओंका मुख है उसको दुष्कर क्या
है॥ २२॥सब रक्षोका अधिपति कान्तिमान् सबके कर्मोंका साक्षी दण्डधारी देव है हे देवताओ! कौन बात इनको दुर्लभ है॥ २३॥तौ भी जो देवता अपने कार्यकी

॥ प्रसादःक्रियतांस्वामिन्वयंत्वांशरणंगताः ॥ दुस्तराच्छै
जयसर्वामरस्तव्यगुणराशेमहामुने ॥वरिष्ठायचपूज्यायसस्त्रीकायनमोऽस्तुते ॥ १७ ॥
लजाद्दुःखात्पीडिताःपरमद्युते ॥ १८ ॥ इत्येवंसंस्तुतोऽगस्त्योमुनिःपरमधार्मिकः ॥ प्राहप्रसन्नयावाचाविहसन्द्विजसत्तमः ॥ १९॥ मुनिरु
वाच ॥ भवंतःपरमश्रेष्ठादेवास्त्रिभुवनेश्वराः॥लोकपालामहात्मानोनिग्रहानुग्रहक्षमाः ॥२०॥ योऽमरावत्यधीशानःकुलिशंयस्यचाऽऽयुधम् ॥
सिद्ध्यष्टकंचयद्द्वारिसशक्रोमरुतांपतिः ॥ २१ ॥ वैश्वानरःकृशानुर्हिहव्यकव्यवहोऽनिशम् ॥ मुखंसर्वामराणांहिसोऽग्निःकिंतस्यदुष्करम् ॥
॥२२॥रक्षोगणाधिपोभामःसर्वेषांकर्मसाक्षिकः ॥दंडव्यग्रकरोदेवःकिंतस्याऽसुकरंसुराः॥२३॥तथाऽपियदिदेवेशाःकार्यमच्छक्तिसिद्धिभृत् ॥
अस्तिचेदुच्यतांदेवाःकरिष्यामिनसंशयः ॥ २४ ॥ एवंमुनिवरेणोक्तंनिशम्यविबुधर्षभाः ॥ प्रतीताःप्रणयोद्विग्नाःकार्यंनिजगदुर्निजम् ॥२५॥
महर्षेविंध्यगिरिणानिरुद्धोऽर्कविनिर्गमः ॥ त्रैलोक्यंतेनसंविष्टंहाहाभूतमचेतनम् ॥ २६ ॥ तद्वृद्धिंस्तंभयमुनेनिजयातपसःश्रिया ॥ भवतस्ते
जसाऽगस्त्यनूनंनम्रोभविष्यति ॥ २७ ॥ एतदेवाऽस्मदीयंचकार्यंकर्तव्यमस्तिहि ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेदशमस्कंधेषष्ठोऽध्यायः ॥
॥६॥ सूतउवाच ॥ इतिवाक्यंसमाकर्ण्यविबुधानांद्विजोत्तमः ॥ करिष्येकार्यमेतद्वःप्रत्युवाचततोमुनिः ॥ १ ॥

इच्छा करते है वह कहिये मैं अवश्य उसको करूंगा इसमे सन्देह नहीं ॥ २४॥ इस प्रकार देवता मुनिके वचन सुनकर विश्वासकर प्रेमसे अपना कार्य कहने लगे
॥ २५॥ हे महर्षि । विन्ध्याचलने सूर्यका मार्ग निरुद्ध किया है उससे त्रिलोकी नष्ट होकर हाहाकार करती है ॥ २६ ॥ हे मुने ! अपने तपकी कान्तिसे उसकी
वृद्धि स्तंभित कीजिये. हे ऋषे । आपके तेजसे वह अवश्य नम्र होगा बस केवल यही हमारा कर्तव्यकार्य है ॥ २७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे भाषाटी
कायांदशमस्कन्धे षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ सूतजी बोले अगस्त्यजी इस प्रकार ब्राह्मणोंके वचन श्रवणकर बोले मैं यह तुम्हारा कार्य करूंगा ॥ १ ॥

श्रीभगवान् बोले जो सबकी निर्माता आद्या कुलवर्द्धिनी देवी भगवती है उसीके उपासक परमकान्तिमान् ॥ ४ ॥ मुनिश्रेष्ठ अगस्त्यजी वाराणसीमें स्थित है हे देवताओ। वह अगस्त्यजी विन्ध्याचलका तेज हरण करेंगे ॥ ५ ॥ उन ब्राह्मणश्रेष्ठ अगस्त्यजीको प्रसन्नकर मुक्तिदायक काशीमें जाय अभयदान मांगो ॥ ६ ॥ सूतजी बोले जब इसप्रकार विष्णुने कहा तब सब देवता प्रणाम कर काशीमें गये ॥ ७ ॥ वह देवता क्षणमात्रमें काशीपुरीमें जाय मणिकर्णिकामें भक्तियुक्त प्रणाम करके ॥ ८ ॥ देवता पितरोंका तर्पणकर विधिपूर्वक दान दे मुनिश्रेष्ठ अगस्त्यजीके आश्रममें आये ॥ ९ ॥ जो प्रशान्त श्वापदोंसे व्याप्त अनेक वृक्षोंसे संघटित मयूर सारस

श्रीभगवानुवाच ॥ याकर्त्रीसर्वजगतामाद्याचकुलवर्धनी ॥ देवीभगवतीतस्याःपूजकःपरमद्युतिः ॥ ४ ॥ अगस्त्योमुनिवर्योऽसौवाराणस्यां समास्ते ॥ तत्तेजोवंचकोऽगस्त्योभविष्यतिसुरोत्तमाः ॥ ५ ॥ तंप्रसाद्यद्विजवरमगस्त्यंपरमौजसम् ॥ याचध्वंविबुधाःकाशींगत्वानिःश्रेयसःपदीम् ॥ ६ ॥ सूतउवाच ॥ एवंसमुपदिष्टास्तेविष्णुनाविबुधोत्तमाः ॥ प्रतीताःप्रणताःसर्वेजग्मुर्वाराणसींपुरीम् ॥ ७ ॥ क्षणेनविबुधश्रेष्ठागत्वाकाशीपुरींशुभाम् ॥ मणिकर्णीसमाप्लुत्यसचैलंभक्तिसंयुताः ॥ ८ ॥ संतर्प्यदेवांश्चपितॄन्दत्त्वादानंविधानतः ॥ आगत्यमुनिवर्यस्यचाऽऽश्रमंपरमंमहत् ॥ ९ ॥ प्रशांतश्वापदाकीर्णनानापादपसंकुलम् ॥ मयूरैःसारसैर्हंसैश्चक्रवाकैरुपाश्रितम् ॥ १० ॥ महावराहैःकोलैश्चव्याघ्रैःशार्दूलकैरपि ॥ मृगैरुरुभिरत्यर्थंखड्गैःशरभकैरपि ॥ ११ ॥ समाश्रितंपरमयालक्ष्म्यामुनिवरंतदा ॥ दंडवत्पतिताःसर्वेप्रणेमुश्चपुनःपुनः ॥ १२ ॥ देवाऊचुः ॥ जयद्विजगणाधीशमान्यपूज्यधरासुर ॥ वातापीबलनाशायनमस्तेकुंभयोनये ॥ १३ ॥ लोपामुद्रापतेश्रीमन्मित्रावरुणसंभव ॥ सर्वविद्यानिधेऽगस्त्यशास्त्रयोनेनमोस्तुते ॥ १४ ॥ यस्योदयेप्रसन्नानिभवंत्युज्ज्वलभांज्यपि ॥ तोयानितोयराशीनांतस्मैतुभ्यंनमोऽस्तुते ॥ १५ ॥ काशपुष्पविकासायलंकावासप्रियायच ॥ जटामंडलयुक्तायसशिष्यायनमोस्तुते ॥ १६ ॥

हंस चक्रवाकोंसे उपाश्रित ॥ १० ॥ महावराह, कोल, व्याघ्र, शार्दूल, मृग, रुरु, खड्ग, शरभसे ॥ ११ ॥ युक्त परमलक्ष्मीसे व्याप्त मुनिश्रेष्ठको देखते हुए और दंडके समान लेटकर सब प्रणाम करने ॥ १२ ॥ हे द्विजगणोंसे पूज्यमान भूमिसुर। आपकी जय हो वातापीके बलनाशक अगस्त्यजीको प्रणाम है ॥ १३ ॥ लोपामुद्राके पति श्रीमान् मित्रावरुणसे प्रगट सब विद्याके निधि, शास्त्रयोनि अगस्त्यजीके निमित्त प्रणाम है ॥ १४ ॥ जिनके उदय होतेही जलसमूह निर्मल और उज्ज्वल हो जाते हैं उन आपके निमित्त प्रणाम है ॥ १५ ॥ काशपुष्पोंके खिलानेवाले लंकावासके प्रिय जटामंडल युक्त शिष्योंके सहित आपको प्रणाम है ॥ १६ ॥

इस प्रकार रूप धारण करै तुमसे अधिक ऐसा दयासागर कौन है ?इस प्रकार देवदेव श्रीनिवासकी स्तुतिकर ॥ १७॥देवता साष्टांग भक्तिसे प्रणाम करते हुए.
श्रीपुरुषोत्तमदेव उनकी स्तुति सुनकर॥ १८॥ उनको प्रसन्नकरके गदाधर बोले श्रीभगवान् बोले हे देवताओ!मैं तुमसे प्रसन्न हूं आप दुःखत्यागो ॥ १९॥ तुम्हारा
मैं परमदुःख दूर करूंगा हे देवताओ ! मुझसे तुम परम दुर्लभ वर मांगो॥ २०॥ मैं प्रसन्न हूँ इस स्तवके प्रभावसे तुमको वर देताहूं जो मनुष्य प्रभातही उठकर
इस स्तोत्रका पाठ करता है॥ २१॥उसको मेरी भक्ति होती और कभी दुःख नहीं होता है तथा उसके घरमें अलक्ष्मी कालकर्णी नहीं आक्रमण करती ॥ २२॥
उपसर्ग,वेताल,ग्रह,ब्रह्मराक्षस,वात,पित्त, श्लेष्माके रोग ॥ २३॥ अकाल मरण कभी नहीं होता चिरकालमे रहनेवाली सन्तति और सब सुखदायी भोग होते

प्रणेमुर्भक्तिसहिताःसाष्टांगंविबुधर्षभाः॥तेषांस्तवंसमाकर्ण्यदेवःश्रीपुरुषोत्तमः॥१८॥उवाचविबुधान्सर्वान्हर्षयञ्छ्रीगदाधरः॥ श्रीभगवानुवा
च ॥ प्रसन्नोऽस्मिस्तवेनाऽहंदेवास्तापंविमुंचथ ॥१९॥भवतांनाशयिष्यामिदुःखंपरमदुःसहम्॥वृणुध्वंचवरंमत्तोदेवाःपरमदुर्लभम्॥२०॥ ददा
मिपरमप्रीतःस्तवस्याऽस्यप्रसादतः ॥ यएतत्पठतेस्तोत्रंकल्यउत्थायमानवः॥२१॥ मयिभक्तिपरांकृत्वानतंशोकःस्पृशेत्कदा ॥ अलक्ष्मीःका
लकर्णीचनाक्रामेत्तद्गृहंसुराः ॥२२॥ नोपसर्गानवेतालानग्रहाब्रह्मराक्षसाः॥नरोगावातिकाःपैत्ताःश्लेष्मसंभविनस्तथा ॥२३॥ नाऽकालमरणंत
स्यकदापिचभविष्यति॥संततिश्चिरकालस्थाभोगाःसर्वेसुखादयः॥२४॥संभविष्यंतितन्मर्त्यगृहेयस्स्तोत्रपाठकः ॥किंपुनर्बहुनोक्तेनस्तोत्रंसर्वा
र्थसाधकम्॥२५॥एतस्यपठनान्नृणांभुक्तिमुक्तीनदूरतः॥ देवाभवत्सुयद्दुःखंकथ्यतांतदसंशयम् ॥ २६ ॥ नाशयामिनसंदेहश्चाऽत्रकार्योऽणुरे
वच॥एवंश्रीभगवद्वाक्यंश्रुत्वासर्वेदिवौकसः॥२७॥प्रसन्नमनसःसर्वेपुनरूचुर्वृषाकपिम् ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेदशमस्कंधेपंचमोऽध्या
यः॥५॥सूतउवाच॥श्रीशस्यवचनाद्देवाःसंतुष्टाःसर्वएवहि ॥प्रसन्नमनसोभूत्वापुनरेनंसमूचिरे॥ १॥देवाऊचुः ॥ देवदेवमहाविष्णोसृष्टिस्थित्यं
तकारण॥विष्णोविन्ध्यनगोऽर्कस्यमार्गंरोधंकरोतिहि॥२॥तेनभानुविरोधेनसर्वएवमहाविभो॥अलब्धभोगभागाहिकिंकुर्मःकुत्रयामहि ॥३॥

हैं ॥२४॥ यह सब वस्तु स्तोत्रपाठीको प्राप्त होती है बहुत कहनेसे क्या है यह स्तोत्र सम्पूर्ण अर्थका साधक है ॥२५॥ इसके पाठसे मनुष्योंको भुक्ति मुक्ति
दूर नहीं रहती. हे देवताओ ! जो तुमको दुःख है वह निश्चय कहो ॥२६॥ मैं तुम्हारा वह दुःख दूर करूंगा इसमें अणुमात्र भी सन्देह नहीं है सब देवता इस
प्रकार श्रीभगवान्का वचन सुनकर॥ २७॥प्रसन्नमन होकर विष्णुसे कहने लगे ॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे भाषाटीकायां पञ्चमोऽध्यायः ॥५॥
सूतजी बोले विष्णुके वचनसे सब देवता प्रसन्न हुए और प्रसन्न मन होकर फिर भी कहने लगे ॥ १॥देवता बोले हे देवदेव महाविष्णु ! सृष्टिकी स्थिति और
अन्त करनेवाले देव यह विन्ध्यपर्वत सूर्यका मार्ग रोधकरता है ॥ २ ॥ सो भानुके विरोधसे विना भाग पाये हुए क्या करैं कहां जॉय ॥ ३ ॥

उस समय स्वाहा स्वधाकार नष्ट होकर प्रायः जगतही नष्ट होने लगा. इस प्रकार पश्चिम और दक्षिणके लोक ॥ २३ ॥ निद्रासे नेत्र मूँदकर निशाको प्राप्त हुए पश्चिम और उत्तरके देश दिन रहनेसे तीक्ष्ण तापसे तपने लगे ॥ २४॥ प्रजागण मृत नष्ट भग्न और विनाशको प्राप्त होने लगा, स्वधा और कव्यसे वर्जित हो जगत्‌में हाहाकार होने लगा ॥ २५ ॥ देवता इन्द्र उद्विग्न होकर क्या करें इस प्रकार करने लगे ॥ २६ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे दशमस्कंधे भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ सूतजी बोले तब सम्पूर्ण देवता महेन्द्र आदि ब्रह्माजीको आगेकर शंकरकी शरणमें गये ॥ १ ॥ और नम्र हो अनेक प्रकारकी स्तुति करने लगे. उस समय देवदेव गिरिशायी चन्द्रमाको मस्तकपर धारण करनेवाले शंकरकी इसप्रकार प्रार्थना करने लगे ॥ २ ॥ देवता बोले

नष्टःस्वाहास्वधाकारोनष्टप्रायमभूज्जगत् ॥ एवंचपाश्चिमालोकादाक्षिणात्यास्तथैवच ॥ २३ ॥ निद्रामीलितचक्षुष्कानिशामेवप्रपेदिरे ॥ प्रांचस्तथोत्तराहाश्चतीक्ष्णतापप्रतापिताः ॥ २४ ॥ मृतानष्टाश्चभग्नाश्चविनाशमभजन्प्रजाः ॥ हाहाभूतंजगत्सर्वंस्वधाकव्यविवर्जितम् ॥ देवाःसेंद्राःसमुद्विग्नाःकिंकुर्मइतिवादिनः ॥ २५ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेदेवीमाहात्म्येतृतीयोऽध्यायः ॥३॥ सूतउवाच ॥ ततःसर्वेसुरगणामहेंद्रप्रमुखास्तदा ॥ पद्मयोनिंपुरस्कृत्यरुद्रंशरणमन्वयुः ॥ १ ॥ उपतस्थुःप्रणतिभिःस्तोत्रैश्चारुविभूतिभिः ॥ देवदेवंगिरिशयंशशिलोलितशेखरम् ॥ २ ॥ देवाऊचुः ॥ जयदेवगणाध्यक्षउमालालितपत्कज ॥ अष्टसिद्धिविभूतीनांदात्रेभक्तजनायते ॥ ३ ॥ महामायाविलसितस्थानायपरमात्मने ॥ वृषांकायामरेशायकैलासस्थितिशालिने ॥ ४ ॥ अहिर्बुध्न्यायमान्यायमनवेमानदायिने ॥ अजाय बहुरूपायस्वात्मारामायशंभवे ॥ ५ ॥ गणनाथायदेवायगिरिशायनमोस्तुते ॥ महाविभूतिदात्रेतेमहाविष्णुस्तुतायच ॥ ६ ॥ विष्णुहृत्कंज वासायमहायोगरतायच ॥ योगगम्याययोगाययोगिनांपतयेनमः ॥ ७ ॥ योगीशायनमस्तुभ्यंयोगानांफलदायिने ॥ दीनदानपरायापिद यासागरमूर्तये ॥ ८ ॥ आर्तिप्रशमनायोग्रवीर्यायगुणमूर्तये ॥ वृषध्वजायकालायकालकालायतेनमः ॥ ९ ॥

हे देवगणोंके अधिपति उमासे सेवित चरणवाले भक्तजनोंको आठ सिद्धि और विभूतिके देनेवाले ॥ ३ ॥ महामायासे परमात्मारूप स्थानपर शोभित वृषांक अमरोंके पति कैलासपर निवास करनेवाले ॥४॥ अहिर्बुध्न्यप्रमान्य मनुके मान देनेवाले अज बहुरूप स्वात्माराम शंभु॥५॥गणनाथ देव गिरिशायीके निमित्त प्रणाम है महाविभूतिके दाता महाविष्णुके पुत्र ॥ ६ ॥ विष्णुके हृदयकमलमे वास करनेवाले महायोगमें रत योगगम्य योगस्वरूप योगियोके पतिके निमित्त प्रणाम है ॥ ७ ॥ आप योगीशके निमित्त प्रणाम है योगियोके फलदाता दीन दानमें तत्पर दयासागररूप ॥ ८ ॥ दुःखोंके शान्त करनेवाले उग्रवीर्य गुणमूर्तिं वृषध्वज कालकालके कलन करनेवाले आपको प्रणाम है ॥ ९ ॥

इस विचारमेंही उसको रात बीत गई जिस समय प्रभातको सूर्यकिरणोंसे दिशा अंधकारहीन हुईं॥ १०॥ और उदयाचलसे सूर्यउदय होने लगे और सूर्यकी उज्ज्वल
किरणोंसे आकाश निर्मल हुआ॥ ११॥ कमल खिले कुमोदिनी कुँभिलाई सब लोक अपने अपने कार्यमें लगे॥ १२॥ देवताओंको हव्य पितरोंको कव्य भूतोंको बलि
दीजाने लगी, पराह्न तीसरा पहर और मध्याह्न समय सूर्य॥ १३॥ वियोगिनीरूप पूर्व और आग्नेयी दिशाको सावधान करते हुए जो चिरकालकी विरहवती कामिनीके
समान प्रज्वलित हो रही थी ॥ १४ ॥ इस प्रकार सूर्य अग्नि दिशाको छोडकर जब दक्षिणदिशाको गमन करने लगे ॥ १५॥ तब आगे चलनेको समर्थ न हुए
उस समय अरुणने कहा अरुण बोले हे सूर्य ! इस समय मानो विन्ध्य पर्वत ऊपर उठा है ॥ १६॥ और आपसे प्रदक्षिणा पानेवाले मेरुसे स्पर्धा करता है. सूतजी

एवंसंचिंतयानस्यसाव्यतीयायशर्वरी ॥ प्रभातंविमलंजज्ञेदिशोवितिमिराःकरैः ॥ १० ॥ कुर्वन्सनिर्गतोभानुरुदयायोदयेगिरौ ॥ प्रकाशते
स्मविमलंनभोभानुकरैःशुभैः ॥ ११ ॥ विकासंनलिनीभेजेमीलनंचकुमुद्वती ॥ स्वानिकार्याणिसर्वेचलोकाःसमुपतस्थिरे ॥ १२ ॥ हव्यंक
व्यंभूतबलिर्देवानांचप्रवर्धयन् ॥ प्राह्णापराह्णमध्याह्नविभागेनत्विपांपतिः ॥ १३ ॥ एवंप्राचींतथाग्नेयींसमाश्वास्यवियोगिनीम् ॥ ज्वलंतीं
चिरकालीनविरहादिवकामिनीम् ॥ १४ ॥ भास्करोऽथकृशानोश्चदिशंनूनंविहायच ॥ याम्यांगंतुंततस्तूर्णंप्रतस्थेकमलाकरः ॥ १५ ॥ नशे
कुश्चाग्रतोगंतुंततोऽनूरुर्व्यजिज्ञपत् ॥ अनूरुरुवाच ॥ भानोमानोन्नतोविंध्योनिरुध्यगगनंस्थितः ॥ १६ ॥ स्पर्धतेमेरुणाप्रेप्सुस्त्वद्दत्तांचप्रद
क्षिणाम् ॥ सूतउवाच ॥ अनूरुवाक्यमाकर्ण्यसविताह्यासचिंतयन् ॥१७॥ अहोगगनमार्गोऽपिरुध्यतेचाऽतिविस्मयः ॥ प्रायःशूरोनकिंकुर्या
दुत्पथेवर्त्मनिस्थितः ॥ १८ ॥ निरुद्धोनोवाजिमार्गोदैवंहिबलवत्तरम् ॥ राहुबाहुग्रहव्यग्रोयःक्षणंनावतिष्ठते ॥ १९ ॥ सचिरंरुद्धमार्गोऽपि
किंकरोतिविधिर्वली ॥ एवंचमार्गेसंरुद्धेलोकाःसर्वेचसेश्वराः ॥ २० ॥ नान्वविंदंतशरणंकर्तव्यंनान्वपद्यत ॥ चित्रगुप्तादयःसर्वेकालंजानं
तिसूर्यतः ॥ २१ ॥ सरुद्धोविंध्यगिरिणाअहोदैवविपर्ययः ॥ यदानिरुद्धःसवितागिरिणास्पर्धयातदा ॥ २२ ॥

बोले अरुणके वचन सुन सूर्य विचारने लगे ॥१७॥ अहो आश्चर्य है क्या आकाशमार्ग भी रुद्ध हो सकता है उत्पथमार्गमें स्थित होकर शूर क्या नहीं कर सकते ॥
॥ १८॥ मेरे अश्व मार्गमें रुकेंगे दैवही बलवान् है जो राहुकी बाहुसे व्यग्र होकर क्षणमात्रको भी स्थित नहीं होते॥ १९॥ वह चिरकालतक मार्गमें रुद्ध होंगे बली
विधाता क्या करेगा। इस प्रकार रुद्धमार्ग होनेपर सब लोक और सब ईश्वर॥ २०॥ शरण और कर्तव्यको नहीं जानते हुए चित्रगुप्तादि भी सूर्यके द्वाराही कालको
जानते है ॥ २१ ॥ वह भी विन्ध्य पर्वतसे रुद्ध होते हैं अहो दैव बडा विपरीत है जब इस प्रकार स्पर्धा करते हुये गिरिदेवने सूर्यके रोकनेकी इच्छा की ॥ २२ ॥

इसप्रकार मानियोंके अभिमान देखकर मैं श्वासत्यागन करता हूं हम तपोबलवालोंका भी ऐसा कृत्य नहीं होता ॥ २८ ॥ यह बात मैंने प्रसंगसे कही अन्त मे ब्रह्मलोकको गमन करता हूं ॥ २९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे भाषाटीकायां द्वितीयोऽध्यायः ॥ २॥ इस प्रकार महातेजस्वी नारदजी उसको उपदेश देकर स्वच्छन्द विचरण करते ब्रह्मलोकको चले गये ॥ १ ॥ मुनिके चले जानेपर विन्ध्यको बडी चिन्ता हुई सदा शोचके कारण उसको शान्तिकी प्राप्ति न हुई ॥ २ ॥ मै अब क्या करूं मेरुको किसप्रकार जय करूं मेरे मनमें शांति और स्वास्थ्य नहीं होता ॥ ३ ॥ 'मेरे उत्साह मान और कीर्तिको धिक्कार है' मेरे बल पौरुषको धिक्कार है जिसको पूर्वमहात्माओंने सराहा है इस प्रकार चिन्ता करते विन्ध्यके मनमें ॥ ४ ॥ दोष कार्य करनेकी मति प्रगट

एवंमानाभिमानंतंस्मृत्वोच्छ्वासोमयोज्झितः ॥ अस्तुनैतावताकृत्यंतपोबलवतांनग ॥ २८ ॥ प्रसंगतोमयोक्तंतेगमिष्यामिनिजंगृहम् ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेदशमस्कंधेद्वितीयोध्यायः ॥ २ ॥ सूतउवाच ॥ एवंसमुपदिश्यायंदेवर्षिःपरमःस्वराट् ॥ जगामब्रह्मणोलोकंस्वैरचारीमहामुनिः ॥ १ ॥ गतेमुनिवरेविंध्यश्चिंतांलेभेऽनपायिनीम् ॥ नैवशांतिसलेभेचसदांतःकृतशोचनः ॥ २ ॥ कथंकिंत्वत्रमेकार्यंकथंमेरुंजयाम्यहम् ॥ नैवशांतिंलभेनाऽपिस्वास्थ्यंमेमानसे भवेत् ॥ ३ ॥ "धिगुत्साहंचमानंचधिङ्मेकीर्तिंचधिक्कुलम्॥" धिग्बलंमेपौरुषंधिक्स्मृतंपूर्वैर्महात्मभिः ॥ एवंचिंतयमानस्यविंध्यस्यमनसिस्फुटम् ॥४॥ प्रादुर्भूतामतिःकार्येकर्तव्येदोषकारिणी ॥ मेरुप्रदक्षिणांकुर्वन्नित्यमेवदिवाकरः ॥ ५ ॥ सग्रहर्क्षगणोपेतःसदाहृप्यत्ययंनगः ॥ तस्यमार्गस्यसंरोधंकरिष्यामिनिजैःकरैः॥ ॥ ६ ॥ तदानिरुद्धोद्युमणिःपरिक्रामेत्कथंनगम् ॥ एवंमार्गेनिरुद्धेतुमयादिनकरस्यच ॥ ७ ॥ भग्नदर्पोदिव्यनगोभविष्यतिविनिश्चितम् ॥ एवंनिश्चित्यविंध्याद्रिःखंस्पृशन्ववृधेभुजैः ॥ ८ ॥ महोन्नतैःशृंगवरैःसर्वंव्याप्यव्यवस्थितः ॥ कदोदेष्यतिभास्वांस्तंरोधयिष्याम्यहंकदा ॥९॥

हुई कि यह सूर्य नित्य मेरुकी प्रदक्षिणा करते उदय होते हैं ॥ ५ ॥ ग्रहनक्षत्र गणोंके सहित परिक्रमा होनेसे मेरु सदा अभिमानमें है मै अपने शृंगोंसे इसका मार्ग रोध करूंगा ॥ ६ ॥ तब सूर्य निरुद्ध होकर पर्वतकी परिक्रमा कैसे करैगा इस प्रकार मेरे द्वारा सूर्यमार्ग निरुद्ध होनेसे ॥ ७ ॥ तो यह दिव्य पर्वत भग्नदर्प होगा इसमें सन्देह नहीं यह विचार विन्ध्याद्रि अपने शृंगोसे आकाशको स्पर्श करता बढने लगा ॥ ८ ॥ और बडे उन्नत शृंगोंसे सबको व्याप्त कर बढा कि कब सूर्य उदय हो और मैं उसका रोध करूं ॥ ९ ॥

देवता अपने आसनसे शीघ्रताके सहित उठ पाद्य अर्घ्य दे ऋषिराजको आसन देता हुआ ॥१५॥ देवर्षिके प्रसन्न होकर बैठनेपर विन्ध्यने कहा हे देवर्षे ! इस समय आपने कहांसे आगमन किया है ॥ १६ ॥ आपके आनेसे मेरा मन्दिर पवित्र हुआ हे देव ! आपका विचरण सूर्यके समान अभयके निमित्तही है ॥ १७ ॥ सो जो आपका मनोवृत्त हो उसको कहिये नारदजी बोले हे पर्वतराज ! मै सुमेरुसे आता हूं ॥ १८ ॥ वहां मैने इन्द्र अग्नि, यम, वरुण आदिके लोक देखे सब लोकपालोंके भवन चारों ओर हैं ॥ १९ ॥ जो कि मैने अनेक भोगोंके देखनेवाले देखे ऐसा कह नारदने फिर श्वास लिया ॥ २० ॥ मुनिको श्वास लेते देखकर फिर विन्ध्यने पूछा हे ऋषिराज ! दीर्घनिश्वास लेनेका कारण कहिये ॥२१॥ पर्वतराजके यह वचन सुन परम द्युतिमान् नारदजी

सुखोपविष्टंदेवर्षिंप्रसन्नंनगऊचिवान् ॥ विध्यउवाच ॥ देवर्षेकथ्यतांजातआगमःकुतउत्तमः ॥१६॥ तवाऽऽगमनतोजातमनर्घ्यममममंदिरम्॥ तवचंक्रमणंदेवाऽभयार्थंहियथारवेः ॥ १७ ॥ अपूर्वंयन्मनोवृत्तंतद्ब्रूहिममनारद ॥ नारदउवाच ॥ ममाऽऽगमनमिद्रारेजातंस्वर्णगिरेरथ ॥ १८ ॥ तत्रदृष्टामयालोकाःशक्राग्नियमपाशिनाम् ॥ सर्वेषांलोकपालानांभवनानिसमंततः ॥ १९ ॥ मयादृष्टानिविंध्यागनानाभोगप्रदानिच ॥ इतिचोक्त्वाब्रह्मयोनिःपुनरुच्छ्वासमाविशत् ॥ २० ॥ उच्छ्वसंतंमुनिंदृष्ट्वापुनःपप्रच्छशैलराट् ॥उच्छ्वासकारणंकिंद्ब्रूहिदेवऋषेमम॥ ॥ २१ ॥ इत्याकर्ण्यनगस्योक्तंदेवर्षिरमितद्युतिः ॥ अब्रवीच्छ्रूयतांवत्सममोच्छ्वासस्यकारणम् ॥ २२ ॥ गौरीगुरुस्तुहिमवाञ्छिवस्यश्वशुरःकिल ॥ संबंधित्वात्पशुपतेःपूज्यआसीत्क्ष्माभृताम् ॥ २३ ॥ एवमेवचकैलासःशिवस्यावसथःप्रभुः ॥ पूज्यःपृथ्वीभृतांजातोलोकेपापौघदारणः ॥ २४ ॥ निषधःपर्वतोनीलोगंधमादनएवच ॥ पूज्याःस्वस्थानमासाद्यसर्वएवक्ष्माभृतः ॥ २५ ॥ यंपर्येतिचविश्वात्मासहस्रकिरणःस्वराट्॥ सग्रहर्क्षगणोपेतःसोयंकनकपर्वतः॥२६॥आत्मानंमनुतेश्रेष्ठंवरिष्ठंचधराभृताम्॥सर्वेषामहमेवाग्र्योनास्तिलोकेषुमत्समः॥२७॥

बोले हे वत्स ! मेरे दीर्घश्वासका कारण सुनो ॥ २२ ॥ गौरीगुरु हिमालय शिवके श्वशुर है वह पशुपतिके सम्बन्धसे सदा प्राणियोंसे पूजित है ॥ २३ ॥ एक कैलास शिवका निवासस्थान है वह भी पापनाशक होनेसे लोकोंसे पूज्य है ॥ २४ ॥ निषध पर्वत नीलपर्वत गन्धमादन पर्वत यह सब पर्वत अपने स्थानको प्राप्त होकर सदा पूजनीय हैं ॥ २५ ॥ जिसकी विश्वात्मा सहस्रकिरण ग्रह नक्षत्र गणोंके सहित परिक्रम करते है वह यह कनकपर्वत है ॥ २६ ॥ वह सब भूमिके पर्वतोंसे अपनेको श्रेष्ठ मान्ते हैं कि सबसे अग्रणी मै हूं मेरे समान कोई नहीं ॥ २७ ॥

हे महीपाल मै दैत्येन्द्रोकी नाशक अमोघविक्रमवाली तुम्हारे मायाबीज जप और तपसे ॥ २ ॥ प्रसन्न हूं तुम्हारा राज्य निष्कंटक होगा और पुत्र वंश करनेवाले होगे हे वत्स ! मुझमें तुम्हारी दृढभक्ति और अन्तमें सत् पदकी प्राप्ति होगी॥ ३॥हे महामुने ! इस प्रकार मनुराजसे कहकर देवी देखते देखते विन्ध्य मर्वतको चली गई ॥ ४ ॥ जिस विन्ध्याचलको महर्षि अगस्त्यने रुद्धकर लिया था जो पर्वत एकसमय सूर्यका मार्ग रोंकनेको उठ खडा हुआ था ॥ ५ ॥ वह वरदायक विन्ध्यवासिनी विष्णुकी अवरजा सब लोकोंकी पूजनीया हुई ॥ ६ ॥ ऋषि बोले हे सूतजी! यह विंध्याचल क्या है और किस प्रकार आकाश स्पर्श करने लगा था और इसने सूर्यका मार्ग क्यों रोका था ॥ ७ ॥ और किस प्रकार अगस्त्यजीने महा ऊँचे पर्वतको प्रकृतिमें स्थित किया यह आप विस्ता

अहंप्रसन्नादैत्येंद्रनाशनाऽमोघविक्रमा ॥ वाग्भवस्यजपेनैवतपसातेसुनिश्चितम् ॥२॥ राज्यंनिष्कंटकंतेऽस्तुपुत्रावंशकराअपि ॥ मयिभक्तिर्दृढावत्समोक्षांतेसत्पदेभवेत् ॥ ॥ ३ ॥ एवंवरान्महादेवीतस्मैदत्त्वामहात्मने ॥ पश्यतस्तुमनोरेवजगामविंध्यपर्वतम् ॥ ४ ॥ योऽसौविंध्याचलोरुद्धःकुंभोद्भवमहर्षिणा ॥ भानुमार्गावरोधार्थंप्रवृत्तोगगनंस्पृशन् ॥ ५ ॥ साविंध्यवासिनीविष्णोरनुजावरदेश्वरी ॥ बभूवपूज्यालोकानांसर्वेषांमुनिसत्तम ॥ ६॥ ऋषयऊचुः ॥ कोसौविंध्याचलःसूतकिमर्थंगगनंस्पृशन् ॥ भानुमार्गावरोधंचकिमर्थंकृतवानसौ ॥ ७ ॥ कथंचमैत्रावरुणिःपर्वतंतंमहोन्नतम्॥प्रकृतिस्थंचकारेतिसर्वविस्तारतोवद ॥८ ॥ नहितृप्यामहेसाधोत्वदास्यगलितामृतम्॥देव्याश्चरित्ररूपाख्यंपीत्वातृष्णाप्रवर्धते॥९॥सूतउवाच॥आसीद्विन्ध्याचलोनाममान्यःसर्वधराभृताम्॥महावनसमूहाढ्योमहापादपसंवृतः ॥ १० ॥ सुपुष्पितैरनेकैश्चलतागुल्मैस्तुसंवृतः॥मृगावराहामहिषाव्याघ्राःशार्दूलकाअपि॥११॥वानराःशशकाऋक्षाःशृगालाश्चसमंततः ॥ विचरंतिसदाहृष्टाःपुष्टाएवमहोद्यसाः॥१२॥नदीनदजलक्रांतोदेवगंधर्वकिन्नरैः ॥ अप्सरोभिःकिंपुरुषैःसर्वकामफलद्रुमैः ॥१३॥ एतादृशेविंध्यनगेकदाचित्पर्यटन्महीम्॥देवर्षिःपरमप्रीतोजगामस्वेच्छयामुनिः ॥ ॥१४ ॥ तंदृष्ट्वासनगोमंक्षुतूर्णमुत्थायसंभ्रमात् ॥ पाद्यमर्घ्यंतथादत्त्वावरासनमथार्पयत्॥ १५ ॥

रसे कहो ॥ ८ ॥ हे साधो ! आपके मुखसे निर्गत देवीचरित्ररूपी अमृतको पानकरके हम तृप्त नहीं होते हैं ॥९॥ सूतजी बोले विंध्याचल सब पर्वतोंमें मान्य महावन और वृक्षोसे समृद्ध है ॥१०॥ वह अनेक पुष्प लता गुल्मोंसे युक्त मृग वराह महिष व्याघ्र शार्दूल ॥ ११ ॥ वानर खरगोश रीछ शृगालोंसे निषेवित, जहां यह सब हृष्ट पुष्ट होकर विचरण करते हैं ॥ १२ ॥ नदी नदोके जलोसे आक्रान्त, देव गंधर्व किन्नर,अप्सरा किम्पुरुष और सब कामना देनेवाले वृक्षोसे सम्पन्न ॥ १३ ॥-पर्वतराज हैं वहां एकसमय पृथ्वीपर्यटन करते हुए मुनिराज अपनी इच्छासे आनकर प्राप्त हुए ॥१४॥ उनको देखतेही विन्ध्यका अधिष्ठात्री

और कहा हे राजन्! वर माँगो यह आनन्दजनक दिव्यवचन सुन राजा ॥१४॥ हृदयमें स्थित उन अमरदुर्लभ वरोंको माँगता हुआ मनु बोले हे विशालाक्षि!
सर्वान्तरमें स्थित आपकी जय हो॥१५॥हे माननीय पूजनीय जगत्की माता सर्वमंगलमंगला ! तुम्हारी कटाक्षसेही ब्रह्मा जगत् निर्माण करते है॥१६॥भगवान्
पालते और शंकर क्षणमें संहार करते है, तुम्हारी आज्ञासेही इन्द्र त्रिलोकीका शासक है ॥ १७ ॥ और यमराज दण्डसे प्राणियोंको शिक्षा देते है और वरुण
पाशलिये अस्मदादिका पालन करते हैं॥ १८ ॥ निधिपतित्व कुबेर करता है नैर्ऋत अग्नि वायु ईशान शेष ॥ १९ ॥ यह सब तुम्हारी शक्तिसे होकर तुम्हारी
शक्तिसेही परिबृंहित होते हैं तोभी हे देवि ! यदि इस समय मुझे वर देती हो तो ॥ २० ॥ हे शिवे ! इस बडे सृष्टिके कार्यमें मेरे विघ्ननाशको प्राप्त हो जो वाग्बी

उवाचवचनंदिव्यंवरंवरयभूमिप॥ ततआनंदजनकंश्रुत्वावाक्यंमहीपतिः ॥ १४॥ वरयामासतान्हृत्स्थान्वरानमरदुर्लभान् ॥ मनुरुवाच ॥
जयदेविविशालाक्षिजयसर्वांतरस्थिते॥ १५ ॥मान्येपूज्येजगद्धात्रिसर्वमंगलमंगले ॥ त्वत्कटाक्षावलोकेनपद्मभूःसृजतेजगत् ॥ १६ ॥ वैकुं
ठःपालयत्येवहरःसंहरतेक्षणात् ॥ शचीपतिस्त्रिलोक्याश्चशासकोभवदाज्ञया ॥ १७ ॥ प्राणिनःशिक्षयत्येवदंडेनचपरेतराट् ॥ यादसामधि
पःपाशीपालनंमादृशामपि ॥ १८॥ कुरुतेसकुबेरोऽपिनिधीनांपतिरव्ययः ॥ हुतभुङ्नैर्ऋतोवायुरीशानःशेषएवच ॥ १९ ॥ त्वदंशसंभवा
एवत्वच्छक्तिपरिबृंहिताः ॥ अथापियदिमेदेविवरोदेयोऽस्तिसांप्रतम् ॥ २० ॥ तदाप्रह्वाःसर्गकार्येविघ्नानश्यंतुमेशिवे ॥ वाग्भवस्याऽपिमं
त्रस्ययेकेचिदुपसेविनः ॥ २१ ॥ तेपांसिद्धिःसत्वरापिकार्याणांजायतामपि॥येसंवादमिमंदेविपठंतिश्रावयंतिच ॥ २२ ॥ तेपांलोकेभुक्तिमु
क्तीसुलभेभवतांशिवे ॥ जातिस्मरत्वंभवतुवक्तृत्वंसौष्ठवंतथ।॥ २३ ॥ ज्ञानसिद्धिःकर्ममार्गसंसिद्धिरपिचास्तुहि ॥ पुत्रपौत्रसमृद्धिश्चजायेदि
त्यवमेवचः ॥ २४ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेप्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ भूमिपालमहाबाहोसर्वंमे
तद्भविष्यति ॥ यत्त्वयाप्रार्थिततत्तेददामिमनुजाधिप ॥ १ ॥

ज मंत्रका सेवन करते है ॥ २१ ॥ उनके कार्योंमें शीघ्रही सिद्धि हो जो इस देवीके संवादको पढते सुनाते है॥ २२॥हे शिवे ! लोकमें उनको भक्ति मुक्ति सुलभ
हो तुम्हारी कृपासे जाति स्मरणता प्राप्त हो ॥ २३ ॥ ज्ञानसिद्धि कर्ममार्गसिद्धि भी हो तथा पुत्र पौत्रकी समृद्धि हो यही मेरा वचन
है ॥ २४ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे दशमस्कन्धे भाषाटीकायां प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ श्रीदेवी बोली हे राजन् ! हे महाबाहो ! यह सब कुछ होगा
हे राजन् ! जो तैंने प्रार्थना की यह मैं प्रदान करती हूं ॥ १ ॥

दोहा—शिवा भवानी भक्तहित,—कारिणि सब सुखमूल । जन ज्वालापरसादपर, सदा रहो अनुकूल ॥

श्रीनारदजी बोले हे नारायण धराधार ! सबके पालनके कारण आपका कहा हुआ पापनाशन देवीचरित्र सुना ॥ १ ॥ सब मन्वन्तरोमे वह देवी जो स्वरूप धारण करती है जिस आकारसे वह महेश्वरी प्रादुर्भाव करती है ॥ २ ॥ वह देवी माहात्म्यसंयुक्त कथा हमसे कहिये जिस प्रकार वह जिससे पूजित और स्तुतिको प्राप्त होती है ॥ ३ ॥ और भक्तोंके भक्तवत्सलतासे मनोरथ पूरे करती है वह हम देवीचारित्र सुननेवालोंको ॥ ४ ॥ वर्णन कीजिये जिससे बडे सुखकी प्राप्ति हो श्रीनारायण बोले हे महर्षे ! पापनाशन चरित्रको श्रवण कीजिये ॥ ५ ॥ जो भक्तोंको भक्ति देनेवाला और महासंपत्ति करनेवाला है

श्रीगणेशायनमः ॥ नारदउवाच ॥ नारायणधराधारसर्वपालनकारण ॥ भवतोदीरितंदेवीचरितंपापनाशनम्॥ १ ॥ मन्वंतरेषुसर्वेषुसादेवीयत्स्वरूपिणी ॥ यदाकारेणकुरुतेप्रादुर्भावंमहेश्वरी ॥ २ ॥ तान्नःसर्वान्समाख्याहिदेवीमाहात्म्यमिश्रितान् ॥ यथाचयेनयेनेहपूजितासंस्तुतापि हि ॥ ३ ॥ मनोरथान्पूरयतिभक्तानांभक्तवत्सला ॥ तन्नःशुश्रूषमाणानांदेवीचरितमुत्तमम् ॥ ४ ॥ वर्णयस्वकृपासिंधोयेनाप्नोतिसुखंमहत् ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ आकर्णयमहर्षेत्वंचरितंपापनाशनम् ॥ ५ ॥ भक्तानांभक्तिजननंमहासंपत्तिकारकम् ॥ जगद्योनिर्महातेजाब्रह्मालोकपितामहः ॥ ६ ॥ आविरासीन्नाभिपद्माद्देवदेवस्यचक्रिणः॥ सचतुर्मुखआसाद्यप्रादुर्भावंमहामते ॥७॥मनुंस्वायंभुवंनामजनयामासमानसात्॥ समानसोमनुःपुत्रोब्रह्मणःपरमेष्ठिनः ॥ ८ ॥ शतरूपांचतत्पत्नीजज्ञेधर्मस्वरूपिणीम् ॥ समनुःक्षीरसिंधोश्चतीरेपरमपावने ॥ ९ ॥ देवीमाराधयामासमहाभाग्यफलप्रदाम् ॥ मूर्तिंचमृन्मयींतस्याविधायपृथिवीपतिः ॥ १० ॥ उपास्तेस्मतांदेवींवाग्भवंसजपन्रहः ॥ निराहारोजितश्वासोनियमव्रतकर्शितः ॥ ११ ॥ एकपादेनसंतिष्ठन्धरायामनिशंस्थिरः ॥ शतवर्षंजितःकामःक्रोधस्तेनमहात्मना ॥१२ ॥ भेजेस्थावरतांदेव्याश्चरणौचिंतयन्हृदि ॥ तस्यतत्तपसादेवीप्रादुर्भूताजगन्मयी ॥ १३ ॥

लोकपितामह ब्रह्मा महातेजस्वी जगत्के आदिकारण ॥ ६ ॥ भगवान् चक्रधारीके नाभिकमलसे प्रगट हुए हे महामते ! इसप्रकार उन चतुर्मुखका प्रादुर्भाव हुआ ॥ ७ ॥ उन्होंने मनसे स्वायंभुव मनुको प्रगट किया वह ब्रह्मा परमेष्ठीके मानसपुत्र हुए ॥ ८ ॥ धर्मरूपिणी उनकी पत्नी शतरूपा हुई वह मनु क्षीरसागरके परम पावन तटमें ॥ ९ ॥ महाभाग्य फलकी देनेवाली देवीकी आराधना करने लगे राजा उसकी मृण्मयी मूर्तिका विधान करके ॥ १० ॥ व एकान्तमें भजन करते वाङ्मय देवीका आराधन करने लगे निराहार श्वास रोके हुए नियमव्रतसे कर्शित॥ ११ ॥ एक पैरसे निरन्तर पृथ्वीमें खडे रहे इस प्रकार सौवर्षतक महात्माने काम क्रोध जीते रक्खा ॥ १२ ॥ और हृदयमें देवीके चरणोंका ध्यान करते रहे उनके तपसे जगन्माता देवी प्रगट हुई ॥ १३ ॥

# अथ श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते दशमस्कन्धः प्रारभ्यते ॥

॥ इति श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते नवमस्कन्धः समाप्तः ॥

होती है ॥ ९० ॥ चौदह मनु जिसके चरणकमलका ध्यान करके मनुत्वको प्राप्त हुए तथा दूसरे देवता निज निज पदको प्राप्त हुए ॥ ९१ ॥ सो रहस्यसेभी रहस्य यह हमने तुमसे कहा है पांचों प्रकृति तथा उनके अंशोंका वर्णन किया ॥९२॥ इसके सुननेसे मनुष्य चारों पदार्थोंको प्राप्त होता है इसमें सन्देह नहीं यह मैंने सत्यही कहा है॥९३॥ इसके सुननेसे अपुत्रको पुत्र, विद्यार्थीको विद्या मिलती है बहुत क्या जिस जिस निमित्त सुनै उसको उसी उसी कामनाकी प्राप्ति होती है॥९४॥जो देवीके आगे सावधान होकर नौरातमें इसको पढै उसपर भगवती अवश्य संतुष्ट होती है॥९५॥ और जो मनुष्य नित्य एक एक अध्यायको पढता है वह देवीका प्रिय करनेवाला है, देवी उसके वशीभूत होती है ॥९६॥इसमें यथाविधि शकुनोंकी परीक्षा करै उसका क्रम यह है कि कुमारीके अथवा बटुकके हाथसे ॥९७॥ अपना मनोरथ मनमे विचार कर पुस्तक पूजन करावै और जगत्की ईशानी देवीको वारंवार प्रणाम करै ॥९८॥ अच्छी प्रकार स्नान करी कन्याको

चतुर्दशाऽपिमनवोध्यात्वाचरणपंकजम् ॥ मनुत्वंप्राप्तवंतश्चदेवाःस्वंस्वंपदंतथा ॥ ९१ ॥ तदेतत्सर्वमाख्यातंरहस्यातिरहस्यकम् ॥ प्रकृतीनांपंचकस्यतदंशानांचवर्णनम् ॥ ९२ ॥ श्रुत्वैतन्मनुजोनित्यंपुरुषार्थंचतुष्टयम् ॥ लभतेनाऽत्रसंदेहःसत्यंसत्यंमयोदितम् ॥ ९३ ॥ अपुत्रोलभतेपुत्रंविद्यार्थीप्राप्नुयाच्चताम् ॥ यंयंकामंस्मरेद्वापितंतंश्रुत्वासमाप्नुयात् ॥ ९४ ॥ नवरात्रेपठेदेतद्देव्यग्रेतुसमाहितः ॥ परितुष्टाजगद्धात्रीभवत्येवहिनिश्चितम् ॥ ९५॥ नित्यमेकैकमध्यायंपठेद्यःप्रत्यहंनरः ॥ तस्यवश्याभवेद्देवीदेवीप्रियकरोहिसः ॥ ९६ ॥ शकुनांश्चपरीक्षेतनित्यमस्मिन्यथाविधि ॥ कुमारीदिव्यहस्तेनयद्वाबटुकरांबुजात् ॥ ९७॥ मनोरथंतुसंकल्प्यपुस्तकंपूजयेत्ततः ॥ देवींचजगदीशानींप्रणमेच्चपुनःपुनः ॥ ९८॥ सुस्नातांकन्यकांतत्राऽऽनीयाऽभ्यर्च्यंयथाविधि ॥ शलाकांरोपयेन्मध्येतयास्वर्णेननिर्मिताम् ॥ ९९ ॥ शुभंवाऽप्यशुभंतत्रयदायातिचतद्भवेत्॥उदासीनेऽप्युदासीनंकार्यंभवतिनिश्चितम्॥१००॥इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेपंचाशत्तमोऽध्यायः॥५०॥

बाणाक्षिरसरामैस्तुसार्धैः ( ३६२५ ) श्लोकैःसुविस्तरः ॥ देवीभागवतस्यास्यनवमस्कन्धईरितः ॥

लाकर और स्वयं स्नान कर एक सुवर्णशलाका उनके हाथमें दे ॥९९॥ उन अध्यायोंके चक्रमें उस शलाकाको रखावै फिर जिस अध्यायमें वह शलाका रक्खै उसके अनुसार उस अध्यायको देखकर जैसा लिखा हो वैसा कहै, उसीके अनुसार ग्रन्थका शुभाशुभ फल कहै यदि शुभ होतो शुभ यदि अशुभवार्त्ता निकलै तौ अशुभ फल जानना यदि उसके डालनेमे कुमारी उदासीनता करै तौ उदासीन फल जानना चाहिये यह आपसे देवीचारित्र वर्णन किया॥१००॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे गंगागर्भसम्भूतसर्वविद्यासम्पन्नमिश्रसुखानन्दात्मजविद्यावारिधिपण्डितज्वालाप्रसादमिश्रकृतौ भाषाटीकायां पंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५० ॥

इदं पुस्तकं मुम्बय्यां श्रीकृष्णदासात्मजक्षेमराजेन स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम् ) मुद्रणालये मुद्रितम् । संवत् १९७६, शके १८४१, सन् १९१९ ई०

वाराही, नारसिंही, ऐन्द्री, चामुण्डाको पूजै फिर चौबीस दलोमें
दुर्गा, भीमा, भ्रामरीको पूजै आठो दलोमे फिर ब्राह्मी, माहेश्वरी, कौमारी, वैष्णवी ॥ ७९ ॥ शांति, श्रद्धा, कीर्ति, लक्ष्मी,
पूर्वसे क्रमानुसार ॥ ८० ॥ विष्णुमाया, चेतना, बुद्धि, निद्रा, क्षुधा, छाया, शक्ति, परा, तृष्णा, शांति, जाति, लज्जा ॥ ८१ ॥ फिर भूपुर कोणमें गणेश क्षेत्रपाल बटुक योगिनीका बुद्धिमान् पूजन करै ॥
धृति, वृत्ति, श्रुति, स्मृति, दया, तुष्टि, पुष्टि, मातृ, भ्रांति यह क्रमसे पूजै ॥ ८२ ॥ और भगवतीकी सन्तुष्टताके निमित्त विधिवत
॥८३॥ इसके बाहर वज्रादि हाथमें लिये इन्द्रादिका पूजन करै इसप्रकार आवरणसहित देवीको पूज ॥८४॥ चित् च इ यह तीन पद क्रमसे सत् चित्
राजउपचार समर्पण करै, फिर अर्थपूर्वक नवार्ण मंत्रका जप करै इस मंत्रमें महासरस्वती महाकालीके क्रमसे बीज हैं, और

पूजयेच्चततः पश्चात्त
दुर्गांभीमांभ्रामरींचततोवसुदलेषुच॥ब्राह्मींमाहेश्वरींचैवकौमारीवैष्णवींतथा॥७९॥वाराहींनारसिंहींचऐंद्रींचामुंडकांतथा॥ शांतिश्रद्धांकीर्तिलक्ष्म्यौ
त्त्वपत्रेषुपूर्वतः॥८०॥विष्णुमायांचेतनांचबुद्धिंनिद्रांक्षुधांतथा ॥ छायाशक्तिपरांतृष्णांशांतिंजातिंचलज्जया ॥८१॥ बटुकंयोगिनीश्चापिपूजयेन्म
धृतिंवृत्तिंश्रुतिंस्मृतिम् ॥ दयांतुष्टिंततःपुष्टिंमातृभ्रान्तीइतिक्रमात् ॥८२॥ ततोभूपुरकोणेषुगणेशंक्षेत्रपालकम् ॥ राजोपचारान्विविधान्दद्यादंबाप्रतुष्ट
तिमान्नरः ॥ ८३ ॥ इंद्राद्यानपितद्बाह्येवज्राद्यायुधसंयुतान् ॥ पूजयेदनयारीत्यादेवींसावरणांततः॥८४॥ ततश्चाऽनेन
ये॥ततोजपेन्नवार्णंचमंत्रंमन्त्रार्थपूर्वकम् ॥८५॥ ततःसप्तशतीस्तोत्रंदेव्याअग्रेतुसंपठेत् ॥ नानेनसदृशंस्तोत्रंविद्यतेभुवनत्रये ॥८६॥ कृतार्थतायेनभवेत्तदेत
देवेशींतोषयेत्प्रत्यहंनरः॥ धर्मार्थकाममोक्षाणामालयंजायतेनरः ॥ ८७ ॥ इतितेकथितंविप्रश्रीदुर्गायाविधानकम् ॥ लक्ष्म्यादयस्तथादेव्यःसर्वे
त्कथितंतव ॥ ८८ ॥ सर्वेदेवाहरिब्रह्मप्रमुखामनवस्तथा ॥ मुनयोज्ञाननिष्ठाश्चयोगिनश्चाऽऽश्रमास्तथा ॥८९ ॥
ध्यायंतितांशिवाम् ॥ तदेवजन्मसाफल्यंदुर्गास्मरणमस्तिचेत् ॥ ९० ॥

हे आनन्दरूपिणी
महाकालिका ! तुमको चामुण्डायै ब्रह्मविद्याप्राप्तिके लिये ध्यान करता हूं॥८५॥ फिर देवीके आगे सप्तशतीस्तोत्र पढै इसके समान तीनों भुवनमें दूसरा स्तोत्र नहीं
है[यह मार्कण्डेय पुराणका है] ॥८६॥ इससे प्रतिदिन मनुष्य देवेशीका यजन करै चार लाख इसका पुरश्चरण और दशांश पायसका हवन करै॥ इससे मनुष्यको
धर्म अर्थ काम मोक्षकी प्राप्ति होती है॥८७॥ हे विप्र ! यह आपसे श्रीदुर्गापूजाका विधान कहा, इससे कृतार्थता प्राप्त होती है सो आपसे सुनाया ॥ ८८ ॥ सब
देवता हरि, ब्रह्मा, मनु, ज्ञाननिष्ठ मुनि, योगी, आश्रमवासी॥८९॥ लक्ष्मीआदिक देवी सबही उस शिवाका ध्यान करती हैं दुर्गाके स्मरणसेही जन्मकी सफलता
आनन्दके वाचक चामुण्डापद ब्रह्मविद्याका विशेषण है, उसका हम ध्यान करते हैं, अर्थात् हे चिद्रूपिणी महासरस्वती! हे सद्रूपिणी महासरस्वती !

महाकाली त्रिनयना नाना भूषणोंसे भूषित नीलांजनकी समान दशपाद और दश मुखवालीको भजन करता हूं ॥ ६६॥ मधुकैटभके नाशके निमित्त ब्रह्माजीने
जिनकी स्तुति की इसप्रकार कामबीजस्वरूपिणी महाकालीका ध्यान करै ॥ ६७ ॥ महालक्ष्मीका ध्यान कहते हैं अक्षमाला, परशु, गदा, वज्र, पद्म, धनुष,
कुंडिका, दंड, शक्ति असि ( तलवार ) ॥६८॥चर्म, अम्बुज, घंटा, सुरापात्र, शूल, पाश, सुदर्शन धारण करनेवाली अरुणप्रभा॥६९॥नवार्ण अन्तर्गत माया
बीजकी अधिदेवता लाल कमलके आसनमें स्थित महिषासुरमर्दिनी महादेवीको भजन करता हूं ॥ ७० ॥ महासरस्वतीका ध्यान कहते हैं घंटा, शूल, हल,
मुशल, सुदर्शन, धनुर्बाण हस्तकमलमें धारे कुंदकी समान ॥ ७१ ॥ शुंभादि दैत्योंका संहार करनेवाली नवार्णमंत्रके वाग्बीजकी अधिदेवता सच्चिदानंद विग्रह
वाली महासरस्वतीका ध्यान, करता हूं ॥ ७२ ॥ इसका यंत्र पहले तीनकोण पट्कोण युक्त करे तथा उसे अष्टदल पद्म और चौवीसदल पद्मयुक्त करै॥ ७३॥

महाकालींत्रिनयनांनानाभूषणभूषिताम् ॥ नीलांजनसमप्रख्यांदशपादाननांभजे ॥ ६६ ॥ मधुकैटभनाशार्थंयांतुष्टावांबुजासनः ॥ एवंध्याये
न्महाकालींकामबीजस्वरूपिणीम् ॥ ६७ ॥ अक्षमालांचपरशुंगदेषुकुलिशानिच ॥ पद्मंधनुष्कुंडिकांचदंडशक्तिमसिंतथा ॥ ६८ ॥ चर्मांबु
जंतथाघंटांसुरापात्रंचशूलकम् ॥ पाशंसुदर्शनंचैवदधतीमरुणप्रभाम् ॥ ६९ ॥ रक्तांबुजासनगतांमायाबीजस्वरूपिणीम् ॥ महालक्ष्मीभजेदेवं
महिषासुरमर्दिनीम्॥७०॥घंटाशूलेहलंशंखंमुसलंचसुदर्शनम् ॥धनुर्बाणान्हस्तपद्मैर्दधानांकुंदसन्निभाम्॥७१॥शुंभादिदैत्यसंहर्त्रींवाणीबीजस्व
रूपिणीम्॥महासरस्वतीध्यायेत्सच्चिदानंदविग्रहाम्॥७२॥यंत्रमस्याःशृणुप्राज्ञत्र्यस्रंषट्कोणसंयुतम्॥ततोऽष्टदलपद्मंचचतुर्विंशतिपत्रकम्॥७३॥
भूगृहेणसमायुक्तंयंत्रमेवंविचिंतयेत्॥शालग्रामेघटेवाऽपियन्त्रेवाप्रतिमासुवा ॥७४॥ बाणलिंगेथवासूर्येयजेद्देवीमनन्यधीः ॥ जयादिशक्तिसंयु
क्तेपीठेदेवीप्रपूजयेत् ॥७५॥ पूर्वकोणेसरस्वत्यासहितंपद्मजंयजेत्॥श्रियासहहरिंतत्रनैर्ऋतेकोणकेयजेत्॥७६॥ पार्वत्यासहितंशंभुंवायुकोणेस
मर्चयेत्॥देव्याउत्तरतःपूज्यःसिंहोवामेमहासुरम्॥७७॥महिषंपूजयेदन्तेपट्कोणेषुयजेत्क्रमात्॥नंदजांरक्तदंतांचतथाशाकंभरीशिवाम् ॥ ७८॥

भूगृह ( गृह ) से युक्त इसप्रकारसे विचार करै शालिग्राम घटयंत्र वा प्रतिमामें ॥ ७४ ॥ बाणलिंग वा सूर्यमें अनन्य बुद्धिसे देवीका यजन करै जयादि शक्ति
संयुक्त पीठ 'सिंहासन' मे देवीको ध्यान करै जयादिशक्ति "जयायै नमः विजयायै नमः अजितायैनमः अपराजितायै नमः नित्यायैनमः विलासिन्यै नमःदोग्ध्र्यै
नमःअघोरायैनमः मंगलायै नमः" ॥ ७५ ॥ आवरण देवता कहते हैं पूर्वकोण अर्थात् देवीके अग्रकोणमें सरस्वतीसहित ब्रह्माजीको पूजै 'सरस्वतीसहिताय
ब्रह्मणेनमः' इत्यादि सर्वत्र जानना नैर्ऋत्य कोणमे लक्ष्मीसहित हरिको ॥ ७६ ॥ वायु कोणमें पार्वतीसहित शिवको देवीके उत्तरकी ओर सिंह और वाम ओर
महासुर महिषकी सायुज्य पानेके कारण पूजा करै ॥७७॥ महिषपूजा अन्तमें करै यह यजनक्रमसे षट्कोणमें करै नन्दजा, रक्तदंतिका, शाकंभरी, शिवा ॥७८॥

होती है ॥ ५३ ॥ जो इनका भजन नहीं करते हैं उनको कहीं कुछ नहीं है वह सर्व
हे ब्रह्मन् ! अब दुर्गाका विधान सुनो जिसके स्मरणमात्रसे महाआपत्ति दूर होती है ॥ ५३ ॥ जो इनका भजन नहीं करते हैं उनको कहीं कुछ नहीं है वह सर्व
माता शैवी शक्ति सबसे उपासनीय है ॥ ५४ ॥ वह सबकी बुद्धि अधिष्ठात्री देवी अन्तर्यामीस्वरूपिणी बडे संकटकी हरनेवाली पृथ्वीमें दुर्गानामसे विख्यात है
॥ ५५ ॥ यह वैष्णव और शैवोंसे नित्य उपासनीय है वह मूल प्रकृतिरूप सृष्टिकी स्थिति अन्त करनेवाली है ॥५६॥उसका मंत्रोंमें उत्तम नवाक्षर मंत्र कहता
हूं वाणीबीज भुवनेश्वरीबीज कामबीज॥५७॥"ओं ऐं ह्रीं क्लीं चामुण्डायै विच्चे" इसप्रकार यह नवाक्षरमंत्र है यह भजन करनेवालोंको कल्पवृक्षरूप है ॥५८॥
ब्रह्मा विष्णु महेश यह इनके ऋषि है गायत्री उष्णिक् अनुष्टुप् यह छन्द हैं ॥ ५९ ॥ महाकाली महालक्ष्मी महासरस्वती देवता है रक्तदन्तिका दुर्गा भ्रामरी

अधुनाशृणुविप्रेंद्रदुर्गादेव्याविधानकम् ॥ यस्याःस्मरणमात्रेणपलायन्तेमहापदः ॥ ५३ ॥ एनांनभजतेयोहिताद्दङ्नास्त्येवकुत्रचित्॥ सर्वो
पास्यासर्वमाताशैवीशक्तिर्महाद्भुता ॥ ५४ ॥ सर्वबुद्ध्यधिदेवीयमंतर्यामिस्वरूपिणी ॥ दुर्गसंकटहंत्रीतिदुर्गेतिप्रथिताभुवि ॥ ५५ ॥ वैष्ण
वानांचशैवानामुपास्येयंचनित्यशः॥ मूलप्रकृतिरूपासासृष्टिस्थित्यंतकारिणी ॥५६॥ तस्यानवाक्षरंमंत्रंवक्ष्येमंत्रोत्तमोत्तमम् ॥ वाग्भवंशं
भुवनिताकामबीजंततःपरम् ॥ ५७ ॥ चामुंडायैपदंपश्चाद्विच्चेइत्यक्षरद्वयम् ॥ नवाक्षरोमनुःप्रोक्तोभजतांकल्पपादपः ॥५८॥ ब्रह्मविष्णुम
हेशानाऋषयोऽस्यप्रकीर्तिताः॥ छंदांस्युक्तानिसततंगायत्र्युष्णिगनुष्टुभः ॥ ५९ ॥ महाकालीमहालक्ष्मीःसरस्वत्यपिदेवता ॥ स्याद्रक्तदं
तिकाबीजंदुर्गाचभ्रामरीतथा ॥ ६० ॥ नंदाशाकंभरीदेव्यौभीमाचशक्तयःस्मृताः ॥ धर्मार्थकाममोक्षेषुविनियोगउदाहृतः ॥६१ ॥ ऋषिच्छं
दोदैवतानिमौलौवक्त्रेहृदिन्यसेत् ॥ स्तनयोःशक्तिबीजानिन्यसेत्सर्वार्थसिद्धये ॥ ६२ ॥ बीजत्रयैश्चतुर्भिश्चद्वाभ्यांसर्वेणचैवहि ॥ षडंगा
निमनोःकुर्याज्जातियुक्तानिदेशिकः ॥ ६३ ॥ शिखायांलोचनद्वंद्वश्रुतिनासाननेषुच ॥ गुदेन्यसेन्मन्त्रवर्णान्सर्वेणव्यापकंचरेत् ॥ ६४ ॥
खड्गचक्रगदाबाणचापानिपरिघंतथा ॥ शूलंभूशुंडींचशिरःशंखंसंदधतींकरैः ॥ ६५ ॥

बीज है ॥ ६० ॥ नंदा शाकंभरी देवी भीमा शक्तियें है धर्म अर्थ काम मोक्षमें इनका विनियोग है ॥ ६१ ॥ ऋषि छन्द देवता मौली ( शिर ) मुख
और हृदयमे न्यास करै सर्व अर्थसिद्धिके निमित्त स्तनोंमें शक्तिबीजका न्यास करै तीन बीज दक्षिणस्तनमें और तीन शक्ति वामस्तनमें न्यास करै ॥ ६२ ॥
फिर तीन और चामुण्डायै इन चार बीजको और विच्चे इन दोसे और पूरे मंत्रसे नमःस्वाहा वषट् हूं वौषट् फट् लगाकर षडंगन्यास करै ॥ ६३ ॥ शिखा
दोनों नेत्र कान नासिका मुख गुद इनमे मंत्रवर्णोका न्यास कर सर्वांगमे न्यास करै ॥ ६४ ॥ ध्यान कहते हैं खड्ग, चक्र, गदा, बाण,
चाप, परिघ, शूल, भुशुण्डी, शिर, शंख, हाथमें लिये ॥ ६५ ॥

सहित बुद्धिमान् पूजन करै ॥ ३९ ॥ फिर सहस्रनामस्तोत्रसे देवीका पूजन करै सहस्र संख्याक जप नित्य प्रयत्नसे करै ॥ ४० ॥ जो इसप्रकारसे परादेवी परमेश्वरीका पूजन करते हैं वह विष्णुकी तुल्य होकर गोलोकमें जाते है ॥४१॥ जो पण्डित कार्तिकी पूर्णमासीको राधाका जन्मोत्सव करता है उसको परादेवी रासेश्वरी अपना सान्निध्य देती है ॥ ४२ ॥ किसी एक कारणसे वृन्दावन वनमें वही गोलोकस्थायिनी राधा वृषभानुनंदिनी हुई ॥ ४३ ॥ इसमें कहे मन्त्र और वर्ण संख्याके विधानसे पुरश्चरण कर्म कहा है और इसका दशांश होम करना चाहिये ॥ ४४ ॥ तिल, मधु, घृत, पयके साथ हवन करै और परमभक्ति करै-नारदजी बोले हे मुने ! वह स्तोत्र कहिये जिससे देवी प्रसन्न हो ॥४५॥ नारायण बोले हे परमेशानि ! हे रासमंडलकी निवास करनेवाली! हे रासेश्वरी!

ततःस्तुवीतदेवेशींस्तोत्रैर्नामसहस्रकैः ॥ सहस्रसंख्यंचजपंनित्यंकुर्यात्प्रयत्नतः ॥ ४० ॥ यएवंपूजयेद्देवींराधांरासेश्वरींपराम् ॥ सभवेद्विष्णुतुल्यस्तुगोलोकंयातिसंततम् ॥४१॥ यःकार्त्तिक्यांपौर्णमास्यांराधाजन्मोत्सवंबुधः ॥ कुरुतेतस्यसान्निध्यंदद्याद्रासेश्वरीपरा॥ ४२ ॥ केनचित्कारणेनैवराधावृंदावनेवने ॥ वृषभानुसुताजातागोलोकस्थायिनीसदा ॥४३॥ अत्रोक्तानांतुमंत्राणांवर्णसंख्याविधानतः ॥ पुरश्चरणकर्मोक्तंदशांशंहोममाचरेत् ॥ ४४ ॥ तिलैस्त्रिस्वादुसंयुक्तैर्जुहुयाद्भक्तिभावतः ॥ नारदउवाच ॥ स्तोत्रंवदमुनेसम्यग्येनदेवीप्रसीदति ॥ ४५ ॥ नारायणउवाच॥ नमस्तेपरमेशानिरासमंडलवासिनि॥रासेश्वरिनमस्तेऽस्तुकृष्णप्राणाधिकप्रिये ॥ ४६ ॥ नमस्त्रैलोक्यजननिप्रसीदकरुणार्णवे ॥ ब्रह्मविष्ण्वादिभिर्देवैर्वंद्यमानपदांबुजे ॥ ४७ ॥ नमःसरस्वतीरूपेनमःसावित्रिशंकरि ॥ गंगापद्मावतीरूपेषष्ठिमंगलचंडिके॥ ४८ ॥ नमस्तेतुलसीरूपेनमोलक्ष्मीस्वरूपिणि ॥ नमोदुर्गेभगवतिनमस्तेसर्वरूपिणि ॥४९ ॥ मूलप्रकृतिरूपांत्वांभजामःकरुणार्णवाम् ॥ संसारसागरादस्मानुद्धरांबदयांकुरु ॥ ५० ॥ इदंस्तोत्रंत्रिसंध्यंयःपठेद्राधांस्मरन्नरः ॥ नतस्यदुर्लभंकिंचित्कदाचिच्चभविष्यति ॥ ५१ ॥ देहांतेचवसेन्नित्यंगोलोकेरासमंडले ॥ इदंरहस्यंपरमंनचाऽऽख्येयंतुकस्यचित् ॥ ५२ ॥

हे कृष्ण प्राणाधिका ! तुमको प्रणाम है ॥४६॥ त्रैलोक्यजननी करुणाकी सागर ब्रह्मा विष्णु आदि देवताओंसे नमस्कृत चरणवाली तुमको प्रणाम है ॥४७॥ सरस्वतीरूप सावित्रि, शांकरि गंगा पद्मावतीरूपे षष्ठि मंगलचण्डिके तुमको प्रणाम है ॥ ४८ ॥ तुलसीरूप लक्ष्मीस्वरूपिणी, दुर्गे भगवति सर्वस्वरूपिणी तुमको प्रणाम है ॥ ४९ ॥ तुम मूलप्रकृति करुणारूपिणी हो तुमको प्रणाम है। हे मातः ! हमको संसारसागरसे उद्धार कर दया करो ॥ ५० ॥ जो इस स्तोत्रको राधाको स्मरण करता तीनों संध्याओंमे पढता है उसको कभी कोई बात दुर्लभ नहीं रहेगी ॥ ५१ ॥ वह देहान्तमें नित्य रासमण्डलमें निवास करता है यह परम रहस्य किसीसे नहीं कहना चाहिये ॥ ५२ ॥

रत्नसिंहासनपर स्थित गोपीमण्डलकी नायिका कृष्णकी प्राणसे अधिक प्यारी वेदबोधित परमेश्वरीका ॥ २७ ॥ इसप्रकारसे ध्यान करके शालिग्राम शिला अथवा घटमें बाह्य ध्यान करके वा अष्टदल यंत्रमें विधानसे देवीको पूजन करै ॥ २८ ॥ आवाहन करनेके उपरान्त आसनादि दे मूल मंत्रका उच्चारण कर आसनादिकी कल्पना करै ॥ २९ ॥ पाद्यचरणोमे और मस्तकमे अर्घ्य दे और मुखमें मूलमन्त्रसे तीनवार आचमन करै ॥ ३० ॥ फिर मधुपर्क और एक पयस्विनी गौ दे फिर स्नानशालामें लाकर वहां उसकी भावना करै ॥ ३१ ॥ उवटन स्नानविधि और वस्त्रादिकी कल्पना करके फिर अनेक अलंकारपूर्वक चन्दन दे ॥ ३२ ॥ अनेक प्रकारकी पुष्पमाला तुलसीकी मंजरीयुक्त दे पारिजातके फुल शतपत्र कमल पुष्प दे ॥ ३३ ॥ फिर पवित्रतापूर्वक परिवारका अर्चन करै

रत्नसिंहासनासीनांगोपीमंडलनायिकाम् ॥ कृष्णप्राणाधिकांवेदबोधितांपरमेश्वरीम्॥२७॥एवंध्यात्वाततोबाह्येशालग्रामेघटेऽथवा ॥ यंत्रेवाऽष्टदलेदेवींपूजयेत्तुविधानतः ॥ २८ ॥ आवाह्यदेवींतत्पश्चादासनादिप्रदीयताम् ॥ मूलमंत्रंसमुच्चार्यचाऽऽसनादीनिकल्पयेत् ॥२९॥ पाद्यंतुपादयोर्दद्यान्मस्तकेऽर्घ्यंसमीरितम् ॥ मुखेत्वाचमनीयंस्यात्त्रिवारंमूलविद्यया ॥ ३० ॥ मधुपर्कंततोदद्यादेकांगांचपयस्विनीम् ॥ ततोनयेत्स्नानशालांतांचतत्रैवभावयेत् ॥ ३१ ॥ अभ्यंगादिस्नानविधिंकल्पयित्वाऽथवाससी ॥ ततश्चचंदनंदद्यान्नानालंकारपूर्वकम् ॥ ३२ ॥ पुष्पमालाबहुविधास्तुलसीमंजरीयुताः ॥ पारिजातप्रसूनानिशतपत्रादिकानिच ॥३३॥ ततःकुर्यात्पवित्रंतत्परिवारार्चनंविभोः ॥ अग्नीशासुरवायव्यमध्येदिक्ष्वंगपूजनम् ॥ ३४ ॥ कृत्वापश्चादष्टदलेदक्षिणावर्ततोऽग्रतः ॥ मालावतीमग्रदलेवह्निकोणेचमाधवीम्॥ ३५ ॥ रत्नमालांदक्षिणेचनैर्ऋत्येतुसुशीलकाम्॥पश्चाद्दलेशशिकलांपूजयेन्मतिमान्नरः ॥३६ ॥ मारुतेपारिजातांचाप्युत्तरेचपरावतीम् ॥ईशानकोणेसंपूज्यासुंदरीप्रियकारिणी॥३७॥ब्राह्म्यादयस्तुतद्बाह्येप्याशापालांस्तुभूपुरे॥वज्रादिकान्यायुधानिदेवीमित्थंप्रपूजयेत्॥ ३८ ॥ ततोदेवींसावरणांगंधाद्यैरुपचारकैः ॥ राजोपचारसहितैःपूजयेन्मतिमान्नरः॥३९॥

फिर अग्नि, ईशान, नैर्ऋत्य, वायव्य, मध्यादिमे अंगपूजन करै ॥३४॥ फिर अष्टदल यंत्रमे दक्षिण क्रमसे मालादि अष्टशक्तिका पूजन करै उसका क्रम यह है कि, अग्रदलमें मालावतीका अग्निकोणमे माधवीका ॥ ३५ ॥ दक्षिणमे रत्नमालाका, नैर्ऋत्यमें सुशीलाका, पश्चिममे शशिकलाका बुद्धिमान नित्य पूजन करै ॥ ३६ ॥ वायव्यमे पारिजाताका, उत्तरमें परावतीका, ईशानकोनमें प्रियकारिणी सुन्दरीका ॥ ३७ ॥ ब्राह्मी आदिका उसके बाहरभागमे आशापालका भूमिके अग्रभागमें और वज्रादि आयुधसहित इसप्रकारसे निरन्तर देवीका पूजन करै ॥ ३८ ॥ फिर आवरणसहित देवीकी गन्धादि उपचारके सहित तथा राज उपचारके

ब्रह्मासे विराट्‌ने, उनसे धर्मने, धर्मसे मैने लिया यह इस मंत्रकी परम्परा है ॥ १४ ॥ मै इस मंत्रको जपता हूं, इसकारण मै इस मंत्रका ऋषि हूं, ब्रह्मादि सम्पूर्ण देवताभी नित्य इसका प्रसन्नतासे ध्यान करते है ॥ १५ ॥ राधामंत्रकी उपासनाके विना कृष्णपूजाका अधिकार नहीं होता इस कारण सब वैष्ण वोंको राधाका अर्चन करना चाहिये ॥ १६ ॥ वह कृष्णकी प्रिया देवी है और इसीसे वह विभु राधाके अधीन हैं, और वह रासेश्वरी उनके विना स्थित नही रह सकती ॥ १७ ॥ सब कामके साधनेसेही इनका राधा नाम है दुर्गा मंत्रके विना और जो मंत्र इस स्कंधमे कहे हैं उन सबका ऋषि मै हूं ॥ १८ ॥ इसका देवी गायत्री छन्द राधा देवता है प्रणव बीज भुवनेश्वरी शक्ति है ॥ १९ ॥ मूल मंत्रको छःबार आवर्तन कर षडंग न्यास करै फिर रासकी नायिका महादेवी राधिकाका ध्यान करै ॥२०॥ हे मुने ! सामवेदके कहे अनुसार पूर्वोक्त प्रकारसे ध्यान करै श्वेत चम्पेकी समान वर्णकी कांति शरदचन्द्रकी समान मुख ॥ २१ ॥ कोटिचन्द्रकी समान कांति शारद कमलकी समान नेत्र बिम्बाकी समान अधर वडा श्रोणिभाग कौंधनीयुक्त नितम्ब ॥ २२ ॥ कुन्दकी पंक्तिकी समान दांतोकी पंक्ति क्षौम वस्त्र पहरे अग्निमें शुद्ध जो अग्निमें रखनेसे न जलैं ऐसे वस्त्रोंसे युक्त ॥२३॥ कुछेक हास्यसे प्रसन्नमुखवाली हस्तीके कुंभकी समान स्तन द्वादशवर्षकी अवस्था रत्नोंके भूषणोंसे युक्त ॥ २४ ॥ शृंगारसागरकी लहरवाली भक्तके अनुग्रहमें तत्पर मल्लिका चमेलीकी मालायुक्त केश पाशसे विराजित ॥ २५ ॥ सुकुमार अंगकी लतावाली रासमण्डलके मध्यमे स्थित सुन्दर अभयकारिणी शान्त निरन्तर स्थिर यौवनवाली ॥ २६ ॥

अहंजपामितंमंत्रंतेनाऽहमृषिरीडितः ॥ब्रह्माद्याःसकलादेवानित्यंध्यायंतितांमुदा॥१५॥कृष्णार्चायांनाधिकारोयतोराधार्चनंविना ॥ वैष्णवैः सकलैस्तस्मात्कर्तव्यंराधिकार्चनम् ॥ १६ ॥ कृष्णप्राणाधिदेवीसातदधीनोविभुर्यतः ॥रासेश्वरीतस्यनित्यंतयाहीनोनतिष्ठति॥१७॥ राध्नोतिसकलान्कामांस्तस्माद्राधेतिकीतिता ॥ अत्रोक्तानांमनूनांचऋषिरस्म्यहमेवच ॥ १८ ॥ छंदश्चदेवीगायत्रीदेवताऽत्रचराधिका ॥ तारोबीजंशक्तिबीजंशक्तिस्तुपरिकीर्तिता ॥ १९ ॥ मूलावृत्त्यापडंगानिकर्तव्यानीतरत्रच ॥ अथध्यायेन्महादेवींराधिकांरासनायिकाम् ॥ २० ॥ पूर्वोक्तरीत्यातुमुनेसामवेदेविगीतया॥श्वेतचंपकवर्णाभांशरदिंदुसमाननाम् ॥ २१ ॥ कोटिचंद्रप्रतीकाशांशरदंभोजलोचनाम् ॥ विंबाधरांपृथुश्रोणींकांचीयुतनितंबिनीम्॥ २२ ॥ कुंदपंक्तिसमानाभदंतपंक्तिविराजिताम् ॥ क्षौमांबरपगीधानांवह्निशुद्धांशुकान्विताम् ॥ २३ ॥ ईषद्धास्यप्रसन्नास्यांकरिकुंभयुगस्तनीम् ॥ सदाद्वादशवर्षीयांरत्नभूषणभूषिताम् ॥ २४॥ शृंगारसिंधुलहरींभक्तानुग्रहकातराम् ॥ मल्लिकामालतीमालाकेशपाशविराजिताम् ॥ २५ ॥ सुकुमारांगलतिकांरासमंडलमध्यगाम् ॥ वराभयकरांशांतांशश्वत्सुस्थिरयौवनाम् ॥ २६ ॥

हे कल्याणी ! अब तुम देवीके गुण कीर्तन सुननेके योग्य हो जो वक्ता पृच्छक और सुननेवालोंके कुल तारण करनेवाली है ॥८॥ शेषजी जिसको सहस्र मुखसे नहीं कह सक्ते, शंकर जिसको पंचमुखसे नहीं कह सक्ते ॥ ९ ॥चारों वेदोंका धाता जगत्का रचनेवाला विधाता ब्रह्मा चार मुखसे तथा सर्ववित् विष्णुभी पूर्ण तया कहनेको समर्थ नहीं हैं ॥ १०॥ कार्तिकेय छःमुखसे गणेश तथा योगीन्द्रोंके गुरु भी कहनेको समर्थ नहीं हैं ॥ ११ ॥ सब शास्त्रोंके सारभूत चार वेद हैं तथा दूसरे पण्डित जिसके गुणोंकी कलामात्रभी नहीं जान्ते है॥१२॥जिनके गुणवर्णनमें सरस्वतीभी जडीभूत हो रही है.सनत्कुमार, धर्म, सनन्दन सनातन॥१३॥

श्रोतुमिच्छसिकल्याणिश्रीदेवीगुणकीर्तनम् ॥ वक्तॄणांपृच्छकानांचश्रोतॄणांकुलतारणम् ॥ ८ ॥ शेषोवक्त्रसहस्रेणनहियद्वक्तुमीश्वरः ॥ मृत्युंजयोनक्षमश्चवक्तुंपंचमुखेनच ॥ ९ ॥ धाताचतुर्णांवेदानांविधाताजगतामपि ॥ ब्रह्माचतुर्मुखेनैवनाऽलंविष्णुश्चसर्ववित् ॥ १० ॥ कार्त्तिकेयः पण्मुखेननाऽपिवक्तुमलंध्रुवम् ॥ नगणेशःसमर्थश्चयोगीन्द्राणांगुरोर्गुरुः ॥ ११ ॥ सारभूताश्चशास्त्राणांवेदाश्चत्वारएवच ॥ कलामात्रंयद्गुणानांनविदंतिबुधाश्चये ॥ १२ ॥ सरस्वतीजडीभूतानाऽलंतद्गुणवर्णने ॥ सनत्कुमारोधर्मश्चसनंदनश्चसनातनः ॥ १३ ॥ सनकःकपिलःसूर्योयेऽन्येचब्रह्मणःसुताः ॥ विचक्षणानयद्वक्तुंकिंचान्येजडबुद्धयः ॥ १४ ॥ नयद्वक्तुंक्षमाःसिद्धामुनींद्रायोगिनस्तथा॥ केचाऽन्येचवयंकेवाश्रीदेव्यागुणवर्णने ॥ १५ ॥ ध्यायंतेयत्पदांभोजंब्रह्मविष्णुशिवादयः ॥ अतिसाध्यंस्वभक्तानांतदन्येषांसुदुर्लभम् ॥ १६ ॥ कश्चित्किंचिद्विजानातितद्गुणोत्कीर्तनंशुभम् ॥ अतिरिक्तंविजानातिब्रह्माब्रह्मविशारदः ॥ १७ ॥ ततोऽतिरिक्तंजानातिगणेशोज्ञानिनांगुरुः ॥ सर्वातिरिक्तंजानातिसर्वज्ञःशंभुरेवसः ॥ १८ ॥

सनक, कपिल, सूर्य तथा दूसरे ब्रह्माजीके पुत्र यह चतुरभी जिनके गुण नहीं कहसक्ते फिर दूसरे जडबुद्धियोकी कौन कहै ॥१४ ॥ जिन देवीके गुण कहनेको सिद्ध मुनीन्द्र भी समर्थ नहीं तो मैं तथा दूसरे क्या कहसक्ते हैं ? ॥ १५ ॥ब्रह्मा, विष्णु, शिवादि जिनके चरणकमलका ध्यान करते है वह केवल भक्तोंकोही अतिशय साध्य है और दूसरोको अतिशय दुर्लभ है ॥ १६ ॥ कोईही कुछ उनके गुणोका कीर्तन जान्ता है पर हां ब्रह्मविशारद ब्रह्माजी कुछ विशेष जानते है ॥ १७ ॥ उनसे अधिक गणेश ज्ञानियोंके गुरु जानते हैं और सबसे अधिक सर्वज्ञ शंकर जानते हैं ॥ १८ ॥

धूम्रांधकुंड तत्ती ईंटोंके अंतरमें अर्धजिह्म धूम्रअंधकारसे संयुक्त धूम्रांध पापियोंसे युक्त है॥ १६ ॥यह सौ धनुषके प्रमाणमें श्वासरंध्र होनेसे धूम्रांध कहाता है और जहॉ गिरतेही पापी नागोंसें वेष्टित होता है ॥ १७॥ वह सौ धनुष्में नागोंसे पूर्ण नागवेष्टित कुंड है यह मैने८६ छयासी कुंडोंका तुमसे वर्णन किया ॥ ११८ ॥ और उनका लक्षण भी कहा अब क्या सुननेकी इच्छा है ॥ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥ सावित्री बोली अब आप सारोंकी सार देवीभक्ति मुझको प्रदान कीजिये जो पुरुषोंके मुक्तिद्वारका बीज और नरकसागरसे तारनेवाली है॥ १ ॥मुक्तिसारोंकी कारण सम्पूर्ण अशुभोंकी विनाशक कर्मरूपी वृक्षकी निवारक और कियेहुए पापसमूहोंकी विनाशक है ॥२॥ और मुक्ति कितने प्रकारकी है उनका लक्षण क्याहै तथा भक्तिका

तप्तेष्टकाभ्यंतरितंवाप्यर्धजिह्मकुंडकम्॥धूम्रांधकारसंयुक्तंधूम्रांधैःपापिभिर्युतम् ॥१६॥ धनुःशतंश्वासरंध्रैर्धूम्रांधंपरिकीर्तितम्॥ पातमात्राद्यत्रपापीनागैश्चवेष्टितोभवेत्॥१७॥धनुःशतंनागपूर्णंतन्नागैर्वेष्टितंभवेत्॥षडशीतिचकुंडानिमयोक्तानिनिशामय ॥ लक्षणंचाऽपितेषांचकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥११८॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेन०नारदनारायणसंवादेसावित्र्युपाख्यानेसप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७॥ सावित्र्युवाच॥देवीभक्तिंदेहिमह्यंसाराणांचैवसारकम् ॥ पुंसांमुक्तिद्वारबीजंनरकार्णवतारकम्॥१॥कारणंमुक्तिसाराणांसर्वाशुभविनाशनम्॥दारकंकर्मवृक्षाणांकृतपापौघहारणम् ॥२॥ मुक्तिश्चकतिधाप्यस्तिकिंवातासांचलक्षणम्॥देवीभक्तिंभक्तिभेदंनिषेकस्याऽपिखंडनम्॥३॥तत्त्वज्ञानविहीनाचस्त्रीजातिर्विधिनिर्मिता॥किंचिज्ज्ञानंसारभूतंवदवेदविदांवर ॥४॥सर्वदानंचयज्ञश्चतीर्थस्नानंव्रतंतपः॥ अज्ञानिज्ञानदानस्यकलांनार्हंतिषोडशीम् ॥ ५ ॥ पितुःशतगुणामातागौरवेचेतिनिश्चितम् ॥ मातुःशतगुणःपूज्योज्ञानदातागुरुःप्रभो ॥ ६ ॥ धर्मराजउवाच ॥ पूर्वंसवोवरोदत्तोयस्तेमनसिवांछितः ॥ अधुनाशक्तिभक्तिस्तेवत्सेभवतुमद्वरात् ॥ ७ ॥

स्वरूप और उसके भेद कितने हैं और किये कर्मोंका भोग किसप्रकार खण्डन होता है सो कहियें ॥३॥ विधाताने स्त्रीजातिको तत्त्वज्ञानसे विहीन कहाहै. हे वेदविदांवर ! सो आप सारभूत कुछ ज्ञान कहिये ॥४॥ सर्व दान, यज्ञ, तीर्थ, स्नान, तप, व्रत यह अज्ञानीको ज्ञान प्रदान करनेकी सोलहवीं कलाभी नहीं है॥५॥ गौरवमें पितासे माता सौगुनी है यह निश्चय है, परन्तु हे प्रभो ! ज्ञानदाता गुरु मातासे सौगुणा पूज्य है॥६ ॥ धर्मराज बोले हमने पहले तुमको वर दिया है कि, जो तुम्हारे मनमें इच्छित है सो प्राप्त होगा अब मेरे वरसे तुमको भगवतीकी भक्तिभी प्राप्त होगी ॥ ७ ॥

कुंड है ॥ १०३ ॥ जिसमें पापी मच्छियोंकी समान जालमें बाँधे जाते हैं वहाँ वीस धनुषके प्रमाणमें जालरन्ध्र नाम कुंड है ॥ ४ ॥ जहाँ गिरतेही पापियोंका देह चूर्ण होजाता है जहां पापी लोहेकी वेडीमें बाँधे जाते हैं कोटि पुरुषोंके मानवाला ॥ ५ ॥ गंभीर अंधकारसे युक्त वीस धनुष्की समान विस्तारवाला मूर्छित जड पापियोंसे युक्त देहचूर्ण नरक कहा है ॥ ६ ॥ और जहाँ यमदूतोंसे ताडित हो पापी दलित होते है वह सोलह धनुष्के प्रमाणमें दलनकुंड है ॥ ७ ॥ जहां गिरतेही पापीके कंठ ओष्ठ तालु शुष्क होजाते है. जहां तत्ती वालुका है तीस धनुष्के प्रमाणवाला ॥ ८ ॥ सौ पुरुषमान गहरा अंधकारसे युक्त दूसरेको दुःख देनेवाले पापियोको दुःखदायक शोषणकुण्ड है॥ ९॥ अनेक प्रकारके चर्मकषायके जलसे पूर्ण सौधनुष्के प्रमाणमें दुर्गन्धसे युक्त और वहाँके भक्षण करने

निरुद्धाश्चमहाजालैर्यथामीनाश्चपापिनः ॥ धनुर्विंशत्प्रमाणंचजालरंध्रंप्रकीर्तितम् ॥ १०४ ॥ पततांपापिनांकुंडेदेहश्चूर्णोभवेदिह ॥ लोहबंदीनिबद्धानांकोटिपौरुषमानकम् ॥ ५ ॥ गंभीरंध्वांतसंयुक्तंधनुर्विंशत्प्रमाणकम् ॥ मूर्छितानांजडानांचदेहचूर्णंप्रकीर्तितम् ॥ ६ ॥ दलिताःपापिनोयत्रममदूतैश्चताडिताः ॥ धनुःषोडशमानंचतत्कुंडंदलनंस्मृतम् ॥ १०७ ॥ पतनेनैवपापीचशुष्ककंठोष्ठतालुकः ॥ वालुकासुचतप्तासुधनुस्त्रिंशत्प्रमाणकम् ॥ ८ ॥ शतपौरुषमानंचगंभीरंध्वांतसंयुतम् ॥ पोषणंकुंडमेतद्धिपापिनांपरदुःखदम् ॥ ९॥ नानाचर्मकषायोदपरिपूर्णंधनुःशतम्॥दुर्गन्धियुक्तंतद्भक्ष्यैःप्राणिभिःसंकुलंकपम्॥ ११०॥शूर्पाकारमुखंकुंडंधनुर्द्वादशमानकम्॥ तप्तलोहवालुकाभिःपूर्णपातकिसंयुतम्॥ ११॥दुर्गंधियुक्तंतद्भक्ष्यैःपापिभिः संकुलंसति ॥ शूर्पाकारमुखंकुंडंधनुर्द्वादशमात्रकम् ॥ १२॥ प्रतप्तवालुकापूर्णंमहापातकिभिर्युतम् ॥ अंतरग्निशिखानांचज्वालाव्याप्तमुखंसदा ॥१३॥ धनुर्विंशतिमात्रंचप्रमाणंयस्यसुंदरि ॥ ज्वालाभिर्दग्धगात्रैश्चपापिभिर्व्याप्तमेवच ॥ १४॥ तन्महाक्लेशदेशश्चतत्कुंडेज्वालामुखेस्मृतम् ॥ पातमात्राद्यत्रपापीमूर्छितोवैनरोभवेत्॥ ११५ ॥

वाले प्राणियोंसे व्याप्त कपकुण्ड है ॥११०॥ शूर्पकुण्ड शूर्पाकार बारह धनुष्के प्रमाणमें है यह तत्ते लोहेकी वालुकासे युक्त पूर्ण पातकियोसे भराहुआ ॥११॥ दुर्गन्धसे युक्त यही वस्तु खानेवाले पापियोंसे संकुल यह शूर्पाकारमुख कुण्ड बारह धनुषके विस्तारमें है ॥१२॥ ज्वालामुखकुण्ड तत्ती वालुसे व्याप्त महापापियोंसे युक्त अग्निशिखा और मुखपर भी ज्वालासे व्याप्त ॥ १३ ॥ जिसका वीस धनुष्का प्रमाण है और ज्वालासे दग्धशरीर हुए पापियोंसे संकुल ॥ १४ ॥ यह महाक्लेश देनेवाला ज्वालामुखकुण्ड है जहाँ गिरतेही पापी मूर्छित होते हैं ॥ ११५ ॥

मत्स्योदकुंड है यह भी तप्तजलसे भरा चौवीस धनुषके प्रमाणमे है॥९०॥ दग्ध अंगवाले महापातकियोंसे व्याप्त है और मेरे दूतोंद्वारा वे ताडित होते हैं और दुःख पाते हैं ॥ ९१ ॥ जिसके जलस्पर्श करतेही गिरतेहुए पापियोंकी सब व्याधी एकसाथ प्राप्त होजाती है यह सौ धनुप्प्रमाण कुंड है ॥ ९२ ॥ और कृमि कंतुक कुंडमें इसी नामके जीव पापियोंको दुःख देते है. वह मर्मस्थानछेदन होनेसे हाहाकार शब्द करते हैं ॥ ९३ ॥ पांसुभोज्यकुंड तप्ती धूरसे भरा, जलती हुई भूमिसे व्याप्त, सौ धनुष्के प्रमाणमें है. यहांके जीवोंको तुप भक्षण कराई जाती है ॥ ९४ ॥ पाशके वेष्टन कुंडमे गिरतेही प्राणी पाशवेष्टित हो जाता है यह पाश वेष्टनकुंड एक कोश पर्यन्त है ॥ ९५ ॥ शूलकुंड़में गिरतेही पापी शूलसे वेष्टित होता है. यह शूलप्रोतकुंड वीस धनुष्के प्रमाणमे है ॥ ९६ ॥ प्रकंपनकुंडमे

व्याप्तंमहापापिभिर्व्यादग्धांगैश्चसंततम् ॥ मद्दूतैस्ताडितैःशश्वदवटोदंप्रकीर्तितम् ॥ ९१ ॥ यत्रोदस्पर्शमात्रेणसर्वव्याधिश्चपापिनाम् ॥ भवेदकस्मात्पततांयस्मिन्कुंडेधनुःशते ॥ ९२ ॥ अरुंतुदैर्भक्षितैस्तुप्राणिभिर्यच्चसंकुलम् ॥ हाहेतिशब्दंकुर्वद्भिस्तदेवारुंतुदंविदुः ॥ ९३ ॥ तप्तपांसुभिराकीर्णज्वलद्भिस्तुषदग्धकैः ॥ तद्भक्षैःपापिभिर्युक्तंपांसुभोजैर्धनुःशतम् ॥ ९४ ॥ पातमात्रेणपापीचपाशेनवेष्टितोभवेत्॥क्रोशमात्रेणकुंडंचतत्पाशवेष्टनंविदुः ॥ ९५ ॥ पातमात्रेणपापीचशूलेनवेष्टितोभवेत् ॥ धनुर्विंशत्प्रमाणंचशूलप्रोतंप्रकीर्तितम् ॥ ९६ ॥ पततांपापिनांयत्रभवेदेवप्रकंपनम् ॥ अतीवहिमतोयाक्तंक्रोशार्धंचप्रकंपनम्॥ ९७ ॥ ददत्येवहिमेदूतायत्रोल्काःपापिनांमुखे ॥ धनुर्विंशत्प्रमाणंतदुल्काभिश्चसुसंकुलम् ॥ ९८ ॥ लक्षपौरुषमानंचगंभीरंचधनुःशतम् ॥ नानाप्रकारकृमिभिःसंयुक्तंचभयानकम् ॥ ९९ ॥ अत्यंधकारव्याप्तंचकूपाकारंचवर्तुलम् ॥ तद्भक्ष्यैःपापिभिर्युक्तंप्रणश्यद्भिःपरस्परम् ॥ १०० ॥ तप्ततोयप्रदग्धैश्चज्वलद्भिःकीटभक्षितैः ॥ ध्वांतेनचक्षुषाचांधैरंधकूपःप्रकीर्तितः॥ १॥नानाप्रकारशस्त्रौघैर्यत्रविद्धाश्चपापिनः ॥ धनुर्विंशत्प्रमाणंचवेधनंतत्प्रकीर्तितम् ॥ २ ॥ दंडेनताडितायत्रममदूतैश्चपापिनः ॥ धनुःषोडशमानंचतत्कुंडंदंडताडनम् ॥ १०३ ॥

गिरतेही प्राणी कंपित होता है, यह बडे शीतल जलका कुंड आधे कोशमे है ॥९७॥ जिसमें यमदूत पापियोके मुखमे उल्का देते है यह वीस धनुष्के प्रमाणमे उल्कामुख नरक है ॥ ९८ ॥ अंधकूपकुंड लाख पुरुषके प्रमाण गहरा, सौ धनुष्में विस्तारवाला अनेक प्रकारके कृमियोसे व्याप्त बड़ा भयानक है ॥ ९९ ॥ अधिक अंधकारसे व्याप्त गोल कूपाकार है और वहां वैसेही जीव पापियोंको भक्षण करते हैं व जीवगण परस्पर नष्ट होते है ॥ १०० ॥ तप्ते जलमें दग्ध होने और कीटोंके सन्मुख भक्षित होनेसे तथा नेत्रोंसे निरन्तर अंधकार रहनेसे इसको अंधकूप कहते हैं ॥ १०१ ॥ जहॉ अनेक प्रकारके अस्त्रोंसे पापी विद्ध होते है वहॉ वीस धनुष्के प्रणाममें वेधन नामवाला नरकहै ॥ २ ॥ जहां यमदूत पापियोंको निरन्तर दंडसे ताड़ित करते हैं वह सोलह धनुष्प्रमाण दंडताडन

महापातकियोंको बड़ा क्लेशदेनेवाला है ॥ ७७ ॥ वहां गोकामुख नामवाले कीट पापियोंको भक्षण करते हैं वहां जीव निरन्तर नम्र मुख रहते है. नक्रमुखाकार कुंड सोलह धनुषके प्रमाणमें है ॥७८॥ यह कूपकी समान गंभीर पापियोंसे सम्पन्न है. गजदंशनकुंड सौ धनुषके प्रमाणमें है इसमें भी पापी दुःख पाते हैं ॥७९॥ गोमुखाकृति कुंड तीस धनुषके प्रमाणमे है यह गोमुख निरन्तर पापियोंको क्लेश देता है॥८०॥ कुंभीपाककुंड कालचक्रके समान भ्रमण करता कुंभके आकार अंधकार युक्त चार कोशमें है॥८१॥ यह लाख पुरुषप्रमाण गंभीर और बडे विस्तारमें है इसमें पापी दुःख पाते है इसके अन्तर्गत कहीं तेल और कहीं ताम्रकुंड हैं॥८२॥ यह कृमियोसे भरा है प्रधान पापी इसमें मूर्छित पडे रहते है सब ओरसे शब्द करते परस्पर नाशको प्राप्त होते हैं ॥८३॥ यहां यमदूत मूशल और मुद्गरोसे ताडन

तत्कीटभक्षितानांचनम्रास्यानांचसंततम् ॥ कुंडंनक्रमुखाकारंधनुःषोडशमानकम् ॥ ७८ ॥ गंभीरंकूपरूपंचपापिनांसंकुलंसदा ॥ धनुःशतप्रमाणंचकीर्तितंगजदंशनम् ॥ ७९ ॥ धनुस्त्रिंशत्प्रमाणंचकुंडंचगोमुखाकृति ॥ पापिनांक्लेशदंशश्चद्गोमुखंपरिकीर्तितम् ॥ ८० ॥ कालचक्रेण संयुक्तंभ्रममाणंभयानकम् ॥ कुंभाकारंध्वांतयुक्तंद्विगव्यूतिप्रमाणकम् ॥ ८१ ॥ लक्षपौरुषमानंचगंभीरंविस्तृतंसति ॥ कुत्रचित्तत्ततैलंचताम्रादिकुंडमेवच ॥ ८२ ॥ पापिनांचप्रधानैश्चमूर्छितैःकृमिभिर्युतम् ॥ परस्परंचनश्यद्भिःशब्दकृद्भिश्चसंततम् ॥ ८३ ॥ ताडितैर्यमदूतैश्चमुसलैर्मुद्गरैस्तथा ॥ घूर्णमानैःपतद्भिश्चमूर्छितैश्चक्षणंक्षणम् ॥ ८४ ॥ पातितैर्यमदूतैश्चरुदंत्यस्मात्क्षणंपुनः ॥ यावंतःपापिनःसंतिसर्वकुंडेषुसुंदरि॥८५॥ ततश्चतुर्गुणाःसंतिकुंभीपाकेचदुःखदे ॥ सुचिरंवध्यमानास्तेभोगदेहाननश्वराः ॥ ८६ ॥ सर्वकुंडप्रधानंचकुंभीपाकंप्रकीर्तितम् ॥ कालनिर्मितसूत्रेणनिबद्धायत्रपापिनः ॥ ८७ ॥ उत्थापिताश्चदूतैश्चक्षणमेवनिमज्जिताः ॥ निश्वासबद्धाःसुचिरंतथामोहंगताःपुनः ॥ ८८ ॥ अतीवक्लेशसंयुक्तादेहभोगेनसुंदरि ॥ प्रतप्ततोययुक्तंचकालसूत्रंप्रकीर्तितम् ॥ ८९ ॥ अवटःकूपभेदश्चमत्स्योदःसउदाहृतः ॥ प्रतप्ततोयपूर्णंचचतुर्विंशत्प्रमाणकम् ॥ ९० ॥

करते हैं घूर्णमान और पतित होते क्षण क्षण मूर्छित होते हैं॥८४॥और यमदूतोंसे पातित होते हुए रुदन करते है. हे सुन्दरि !सब कुंडोंमे जितने पापी है ॥८५॥ कुंभीपाकमे इनसे चौगुणे पापी रहते है वे इस दुःखदायक नरकमें चिरकालतक अपने कर्मोका भोग भोगते हैं ॥८६॥ यह कुंभीपाक सब कुंडोमे प्रधान कहा है कालसूत्र नरकमें कालनिर्मित सूत्रसे पापी बँधे रहते है ॥ ८७ ॥ क्षणमात्रमें दूत ऊपरको उछालते और क्षणमें डुबा देते है. बहुत कालतक विश्वासबद्ध होकर मोहको प्राप्त होजाते हैं ॥८८॥ हे सुन्दरि ! वह देहभोगके कारण दुःख पाते हैं यह कालसूत्र नरक तत्ते जलसे पूर्ण है ॥८९॥ अवट गर्तसमान कूपके भेदवाला

निरन्तर भस्म होनेवाले और भस्म खानेवाले पापियोंसे युक्त है, तत्ते पापाण और लोह समूहोंसे परिपूर्ण है ॥ ६६ ॥ दग्धकुंडमे दग्धगात्र हुए जीव रहते हैं और उनके कंठ तालु सूखजाते हैं. यह कुंड एक कोशपर्यन्त अंधकारमय बडा गंभीर और दारुण है ॥ ६७ ॥ यहां मेरे दूत पापियोंको मारते और दग्धकर ते हैं, इससे यह दग्धकुंड कहाता है, क्षारकुंड बडी बडी लहरोंवाला तत्ते क्षारसे संयुक्त हैं ॥ ६८ ॥ अनेक प्रकारके शब्द करने वाले जलजंतुओंसे सम्पन्न दो गव्यूति ( चार कोश ) के प्रमाणमें गंभीर अंधकारसे युक्त है ॥ ६९ ॥ वहांके जीव पापियोंको दुःख देते और काटते है यह जलते और शब्द करते

शश्वज्ज्वलद्भिःसंयुक्तंपापिभिर्भस्मभक्षितैः ॥ तत्तपापाणलोहानांसमूहैःपरिपूरितैः ॥ ६६ ॥ पापिभिर्दग्धगात्रैश्चयुक्तंचशुष्कतालुकैः ॥ क्रोशमानंध्वांतयुक्तंगंभीरमतिदारुणम् ॥ ६७ ॥ ताडितैश्चप्रदग्धैश्चदग्धकुंडंप्रकीर्तितम्॥अतीवोर्मियुतंतोयंप्रतप्तक्षारसंयुतम् ॥ ६८ ॥ नानाप्रकारैर्विरुतैर्जलजंतुभिरन्वितम् ॥ द्विगव्यूतिप्रमाणंचगंभीरंध्वांतसंयुतम्॥६९॥तद्भक्ष्यैःपापिभिर्युक्तंदंशितैर्जलजंतुभिः ॥ ज्वलद्भिःशब्दकृद्भिश्चनपश्यद्भिःपरस्परम् ॥ ७० ॥ प्रतप्तसूचीकुंडंचकीर्तितंचभयानकम्॥असीवधारापत्रस्याऽप्युच्चैस्तालतरोरधः ॥ ७१ ॥क्रोशार्धमानंकुंडंचपतत्पत्रसमन्वितम् ॥ पापिनांरक्तपूर्णंचवृक्षाग्रात्पततांध्रुवम् ॥ ७२ ॥ परित्राहीतिशब्दंचकुर्वतामसतामपि ॥ गंभीरंध्वांतयुक्तंचरक्तकीटसमन्वितम् ॥ ७३ ॥ तदसीपत्रकुंडंचकीर्तितंचभयानकम् ॥ धनुःशतप्रमाणंचक्षुरधारास्त्रसंयुतम् ॥ ७४ ॥ पापिनांरक्तपूर्णंचक्षुरधारंभयानकम् ॥ सूचीमुखास्त्रसंयुक्तंपापिरक्तौघपूरितम् ॥ ७५ ॥ पंचाशद्धनुरायामंक्लेशदंचसूचीमुखम् ॥ कस्यचिज्जंतुभेदस्यगोकाख्यस्यमुखाकृति ॥ ७६ ॥ कूपरूपंगभीरंचधनुर्विंशत्प्रमाणकम् ॥ महापातकिनांचैवमहत्क्लेशप्रदंपरम् ॥ ७७ ॥

परस्पर एक दूसरेको देखते हैं ॥ ७० ॥ प्रतप्त सूचीकुंड वडाभयानक है असिपत्रके समान धारवाले पत्तोंसे सम्पन्न ताल वृक्षके नीचे है ॥ ७१ ॥ यह इन्हीं पत्तोसे युक्त आधे कोशके मध्यमे स्थित है और वृक्षाग्रसे गिराये जाते पापियोंके रुधिरसे व्याप्त है॥ ७२॥ रक्षा करो इसप्रकार असत्पुरुष शब्द करते है वो कुंड गंभीर ध्वांतयुक्त रक्तकीटसे सम्पन्न है ॥ ७३ ॥ यह असिपत्र कुंड वडा भयानक है क्षुरधाराकुंड सौ धनुषके प्रमाणमें तीक्ष्ण अस्त्रोंसे व्याप्त है ॥ ७४ ॥ यह पापियोंके रक्तसे पूर्ण भयानक क्षुरधाराओंसे सम्पन्न है. सूचीमुख कुंड अस्त्रोंसे परिपूर्ण पापियोंके रक्तोंसे पूर्ण है ॥ ७५ ॥ यह परिमाणमें पचास धनुष, पापियोंको वडा क्लेशकारक है गोकानामक जन्तुविशेषके मुखकी समान गोकामुख नरक है ॥ ७६॥ यह कूपकी समान वडा गंभीर वीस धनुषके प्रमाणमें है यह

सौ धनुषमें जीवोंसे जिनकी दंष्ट्रा वज्रके आकारयुक्त हैं यह पापियोंको भक्षण करते जिनका बडा शब्द होताहै और वहां बडा अंधकार है. ॥ ५५ ॥ पाषाण कुंड वापीमानसे बना तत्ते पत्थरका है जलते अंगारकी समान भूमिपर दौडते हुए पापियोंसे युक्त है ॥५६॥ क्षुरधारकी समान तीक्ष्ण पाषाणोंसे निर्मित तीक्ष्ण पाषाणकुंड है लोहितयुक्त प्राणियोंसे युक्त लालाकुंड है ॥ ५७ ॥ यह एक कोश पर्यन्त गहरा है मेरे दूत यहां पापियोंको दंड देते हैं मसीकुंड तप्तांजन पर्वतके समानवाले पाषाणोंसे व्याप्त है सौ धनुषपरिमाणमें है ॥ ५८ ॥ इसमें अनेक पापी पड़ते और मेरे दूत उनको दंड देते हैं यह चूर्ण द्रव्यसे पूर्ण चिल्लाते हुए पापियोंसे युक्त हैं ॥ ५९ ॥ यही भोजन करनेको मिलता बडे प्रदग्ध होते मेरे दूत उनको मारते हैं कुलाल चक्रकुंड निरन्तर भ्रमण करता रहता है

धनुःशतंजीवयुक्तंपापिभिःसंकुलंसदा॥शब्दकृद्भिर्वज्रदंष्ट्रैःसांद्रध्वांतमयंपरम् ॥ ५५ ॥ वापीद्विगुणमानंचतत्तप्रस्तरनिर्मितम् ॥ ज्वलदंगारसदृशंचलद्भिःपापिभिर्युतम्॥ ५६ ॥ क्षुरधारोपमैस्तीक्ष्णैःपाषाणैर्निर्मितंपरम्॥महापातकिभिर्युक्तंलालाकुंडंचलोहितैः ॥ ५७ ॥ क्रोधमात्रंचगंभीरंममदूतैश्चताडितैः ॥ तप्तांजनाचलाकारैःपरिपूर्णंधनुःशतम् ॥ ५८ ॥ चलद्भिःपापिभिर्युक्तंममदूतैश्चताडितैः ॥ पूर्णंचूर्णद्रवैःक्रोशमानंपापिभिरन्वितम् ॥ ५९ ॥ तद्भोजिभिःप्रदग्धैश्चममदूतैश्चताडितैः ॥ कुंडंकुलालचक्रंचघूर्णमानंचसंततम्॥ ६० ॥ सुतीक्ष्णंषोडशारंचचूर्णितैःपापिभिर्युतम् ॥ अतीववक्रंनिम्नंचद्विगव्यूतिप्रमाणकम् ॥६१॥ कंदराकारनिर्माणंतप्तोदैश्चसमन्वितम् ॥ महापातकिभिर्युक्तंभक्षितैर्जलजंतुभिः ॥ ६२ ॥ ज्वलभिःशब्दकृद्भिश्चध्वांतयुक्तंभयानकम् ॥ कोटिभिर्विकृताकारैःकच्छपैश्चसुदारुणैः ॥ ६३ ॥ जलस्थैःसंयुतंतैश्चभक्षितैःपापिभिर्युतम् ॥ ज्वालाकलापैस्तेजोभिर्निर्मितैःक्रोशमानकम् ॥ ६४ ॥ शब्दकृद्भिःपातकिभिःसंयुतंक्लेशदंसदा ॥ क्रोशमानंचगंभीरंतप्तभस्मभिरन्वितम् ॥ ६५ ॥

॥ ६० ॥ यह बडा तीक्ष्ण सोलह अरोंसे सम्पन्न चूर्णीभूत हुए पापियोंसे युक्त है बडाही टेढा निम्नचार कोशके मध्यमें है ॥ ६१ ॥ कंदराके आकारमें निर्मित तत्ते जलोंसे व्याप्त जलजंतुओसे युक्त महा पापियोंसे भराहुआ है ॥ ६२ ॥ जहांके पापी प्रज्वलित होकर भयानक शब्द करते है महा अंधकार है, कूर्मकुंड अनेक विकृत आकार वाले दारुण कच्छपोंसे भरा है ॥ ६३ ॥ जो अपने जलमें पडे पापियोंको निरन्तर भक्षण करते हैं ज्वालाकुंड अग्निके समान तेजवाले पदार्थोंसे निर्मित एक कोश पर्यन्त है ॥ ६४ ॥ शब्द करनेवाले क्लेश पाये हुए पापियोंसे निरन्तर व्याप्त है, भस्मकुंड एक कोशपर्यन्त गहरा तत्ती रमसे युक्त है ॥ ६५ ॥

द्विगव्यूतिप्रमाणंचपूयकुंडंप्रचक्षते ॥ तद्भक्ष्यैःप्राणिभिर्युक्तंममदूतैश्चताडितैः ॥४३॥ तालवृक्षप्रमाणैश्चसर्पकोटिभिरावृतम् ॥ सर्पवेष्टितगात्रैश्च पापिभिःसर्पभक्षितैः॥४४॥ संकुलंशब्दकृद्भिश्चममदूतैश्चताडितैः॥ कुंडत्रयंमशादीनांपूर्णंचमशकादिभिः॥४५॥सर्वक्रोशार्धमानंचमहापातकिभिर्युतम् ॥ हस्तपादादिबद्धैश्चक्षतजौघेनलोहितैः॥४६॥हाहेतिशब्दंकुर्वद्भिस्ताडितैर्ममपार्षदैः॥ वज्रवृश्चिकयोःकुंडंताभ्यांचपरिपूरितम्॥४७॥ वाप्यर्धपापिभिर्युक्तंवज्रवृश्चिकदंशितैः ॥ कुंडत्रयंशरादीनांतैरेवपरिपूरितम् ॥४८॥तैर्विद्धैःपापिभिर्युक्तंवाप्यर्धंरक्तलोहितैः॥तप्ततोयोदकैःपूर्णंसध्वांतंगोलकुंडकम्॥४९॥कीटैःसंकुलमानैश्चभक्षितैः पापिभिर्युतम्॥वाप्यर्धमानंभीतैश्चपापिभिःकीटभक्षितैः ॥५०॥ रुदद्भिःक्रोशमानैश्चममदूतैश्चताडितैः ॥ अतिदुर्गंधिसंयुक्तंदुःखदंपापिनांसदा ॥ ५१ ॥ दारुणैर्विकृताकारैर्भक्षितंपापिभिर्युतम् ॥ वाप्यर्धपरिपूर्णंचजलस्थैर्नक्रकोटिभिः॥५२॥विण्मूत्रश्लेष्मभक्षैश्चसंयुतंशतकोटिभिः॥काकैश्चविकृताकारैर्भक्षितैःपापिभिर्युतम् ॥५३॥मंथानकुंडंबीजकुंडंताभ्यांपूर्णंधनुःशतम् ॥ भक्षितैःपापिभिर्युक्तंशब्दकृद्भिश्चसंततम्॥५४॥

दूतोंसे ताडित होते हैं ॥ ४२ ॥ चारकोशमें पूयकुंड है इसके जीव यहांके प्राणियोंको काटते यही पापी खाते और मेरे दूत इनको ताडन करते हैं ॥ ४३ ॥ सर्प कुंड तालवृक्षके समान लम्बे अनन्त सर्पोंसे भरा है यहां सर्प पापीके सब शरीरमे लिपटकर उसको भक्षण करते हैं ॥ ४४ ॥ और मेरे दूतोंसे ताडित हो वडाशब्द करते हैं. मशककुंड दंशकुंड गरलकुंड यह तीन कुंड मशकादिसे पूर्ण है ॥ ४५ ॥ यह सब आधेकोशके परिमाणमें महापातकियोंसे युक्त हैं इनमें हाथ पैर बांधकर डालते हैं शरीर लोहू लुहान होजाता है ॥ ४६ ॥ मेरे दूतोंसे ताडितहो हाहाकर शब्द करते हैं वज्रदंष्ट्रकुंड और वृश्चिक कुंड यह इन दोनोंसे पूर्ण हैं ॥ ४७ ॥ यह प्रमाणमें पापीसे आधे, पापियोंसे युक्त है, जहां वज्रकी समान बिच्छू काटते हैं शरकुंड, शूलकुंड, खड्गकुंड, यह उन्हींसे पूर्ण है ॥ ४८ ॥ इनमे इन्हीसे बद्ध हुए पापी रहते हैं यह प्रमाणमें आधी बावडीके है और रक्त ( रुधिर ) से पूर्ण है गोलकुंड अंधकारमय तप्तजलसे पूर्ण है ॥४९॥ अनेक प्रकारके कीटोसे परिपूर्ण जो पापियोंको भक्षण करते है यह भी पापीके अर्ध प्रमाणमें है यहां कीटभक्षित पापी दुःख पाते हैं ॥५०॥सब प्रकार रोते और दुःखी होते और यमदूत उनको ताडन करते हैं यह अति दुर्गंधसे संयुक्त पापियोंको सदा दुःखदायक है॥५१॥दारुण विकटाकार पापियोंसे भक्षित नक्रकुंड है यह बावडीसे अर्धपरिमाणमें है, इसके जलमें कोटियों नाके है ॥५२॥ विष्ठा, मूत्र, श्लेष्म, भक्षण करनेवाले अनन्त काक भी जहां पापियोको भक्षण करते है ॥५३॥मंथानकुंड और वीजकुंड, मंथान और बीज नामक कीटोंसे व्याप्त है सौ धनुषके प्रमाणमें है यहां इनसे भक्षित हो पापी वडा शब्द करते हैं॥५४॥

रक्षा करो रक्षा करो ऐसा शब्द करते है यह दोकोशमें महा पापियोंसे युक्त है ॥ ३० ॥ भयानक अंधकारसे युक्त लोहकुंड कहाहै चर्मकुंड तप्तसुराकुंड वापीसे आधा है ॥ ३१ ॥ यमदूतोंसे ताडित उनके भोजी पापियोंसे युक्त हैं यह शाल्मलीकुंड तीक्ष्ण कांटोंसे व्याप्त है ॥ ३२ ॥ यह लक्षपुरुष प्रमाण एक कोशमें महा दुःखदायक है और धनुपप्रमाण लम्बे कांटे इसमें भरे पडे हैं ॥ ३३ ॥ इसके प्रत्येक कंटकमें महापापी विंधे पडे हैं यमदूत वृक्षके अग्रभागसे उस कुंडमें धकेलते हैं ॥ ३४ ॥ तालु शुष्क होनेसे जल दो जल दो ऐसा शब्द करते हैं डरसे व्याकुल और दंडसे शिर चूर्णकिया जाता है ॥ ३५ ॥ और डरसे तेलपायी जीवोंकी समान इधर उधर चलायमान होता है विषोदकुंड एक कोशतक तक्षकोंसे पूर्ण है ॥ ३६ ॥ उसके भक्षणवाले जीवों और पापि

रक्षरक्षेतिशब्दंचकुर्वद्भिर्दूतताडितैः ॥ महापातकिभिर्युक्तंद्विगव्यूतिप्रमाणकम् ॥ ३० ॥ भयानकंध्वांतयुक्तंलोहकुंडंप्रकीर्तितम् ॥ चर्मकुंडंतप्तसुराकुंडंवाप्यर्धमेवच ॥३१॥ तद्भोजिपापिभिर्व्याप्तंयमदूतैश्चताडितैः॥ अतःशाल्मलीकुंडंचवृक्षकंटकशोभितम् ॥३२॥ लक्षपौरुषमानंचक्रोशमानंचदुःखदम् ॥ धनुर्मानैःकंटकैश्चसुतीक्ष्णैःपरिवेष्टितम् ॥३३॥ प्रत्येकंविद्धगात्रैश्चमहापातकिभिर्युतम् ॥ वृक्षाग्रान्निपतद्भिश्चयमदूतैश्चपातितैः॥ ॥ ३४ ॥ जलंदेहीतिशब्दंचकुर्वद्भिःशुष्कतालुकैः ॥ महाभियाऽतिव्यग्रैश्चदंडैःसंभग्नमस्तकैः ॥ ३५ ॥ प्रचलद्भिर्यथातप्ततैलजीविभिरेवच ॥ विषोदैस्तक्षकाणांचपूर्वंचक्रोशमानकम् ॥३६॥ तद्भक्षैःपापिभिर्युक्तंयमदूतैश्चताडितैः॥ प्रतप्ततैलपूर्णंचकीटादिपरिवर्जितम् ॥३७॥ महापातकिभिर्युक्तंदग्धांगारैश्चवेष्टितम् ॥ काकुशब्दंप्रकुर्वद्भिश्चलद्भिर्दूतपीडितैः॥३८॥ध्वांतयुक्तंक्रोशमानंक्लेशदंचभयानकम् ॥ शूलाकारैःसुतीक्ष्णाग्रैर्लोहशस्त्रैश्चवेष्टितम् ॥३९॥ शस्त्रतल्पस्वरूपंचक्रोशतुर्यप्रमाणकम् ॥ वेष्टितंतत्पातकिभिःकुंतविद्धैश्चवेष्टितैः ॥४०॥ ताडितैर्यमदूतैश्चशुष्ककंठोष्टतालुकैः ॥ कीटैश्चशंकुप्रमितैःसर्पमानैर्भयंकरैः ॥४१॥ तीक्ष्णदंतैश्चविकृतैर्व्याप्तंध्वांतयुतंसति ॥ महापातकिभिर्युक्तंयमदूतैश्चताडितैः ॥४२॥

योंसे वह व्याप्त है मेरे दूत उनको ताडत करते हैं तप्ते तेलका कुंड कीटादिसे रहित है ॥ ३७ ॥ यह दग्ध अंगारोंसे वेष्टित महापापियोंसे व्याप्त है और दूतोंके मारनेसे दौडते महाशब्द करते हैं ॥ ३८ ॥ ध्वान्तयुक्त कुंतकुंड क्रोशमान क्लेशदायक बडा भयानक है शूलाकार अग्रमे तीक्ष्ण लोहशस्त्र बरछी समूहोंसे व्याप्त है ॥ ३९ ॥ यहां चारकोशतक बर्छियोंकी ही शय्या है वहां बरछियोंसे विंधे पापी भरेपडे हैं ॥ ४० ॥ मेरे दूतोंके ताडन करनेसे उनके कंठ ओष्ठ तालु सूखगये हैं कीटकुंडमे सर्पाकार शंकुकी समान कीट हैं ॥ ४१ ॥ यह तीक्ष्ण दांतवाले विकृत अंग अंधकारमें व्याप्त हैं इनमे महापातकी भरे मेरे

एक कोश परिमाणमें शुक्र कीडोंसे युक्त है ॥ १७ ॥ यहांके पापी निरन्तर इन कीडोंसे खाये जाते हैं. रक्तकुंड वडा दुर्गंधियुक्त वापीकी समान गहरा है ॥ ॥ १८ ॥ और उसके भोजी पापियोंसे संकुल कीटोंसे भक्षित होता है नेत्रोंके आंसुओंसे भरा अश्रुकुंड अनेक पापियोसे व्याप्त है ॥ १९ ॥ यह पूर्वोक्त वापीकी प्रमाणमें चौथाई यहां कीटोसे भक्षित होता रोता है गात्रमलकुंड मनुष्योंके गात्रके मलसे भरा है इसके खानेवाले पापी उसमे पडे रहते हैं ॥ २० ॥ यह यमदूतोंसे ताडित होकर कीटोंके भक्षणसे बडे दुःखी होते है कर्णविट्कुंड कानके मैलसे युक्त हैं यहां पापी यही खाते है और वहांके कीडे उनको काटते हैं ॥ २१ ॥ यह पूर्वोक्त बावडीसे विस्तारमें चौथाई है इसमें कीटोंसे भक्षित हो प्राणी रोता है मज्जाकुंड मनुष्योकी मज्जासे युक्त महा दुर्गन्धवाला है ॥ २२ ॥ यह महा पातकियोंसे युक्त वापीसे चौथाई परिमाणयुक्त है मांसकुंड मांससे पूर्ण है यहां यमदूत पापियोंको ताडन करते हैं ॥ २३ ॥

पापिभिःसंकुलंशश्वद्रवद्भिःकीटभक्षितैः ॥ दुर्गंधिरक्तपूर्णंचवापीमानंगभीरकम् ॥ १८ ॥ तद्भोजिभिःपापिभिश्चसंकुलंकीटभक्षितम् ॥ पूर्णंनेत्राश्रुभिस्तप्तंबहुपापिभिरन्वितम् ॥ १९ ॥ वापीतुर्यप्रमाणंचरुदद्भिःकीटभक्षितैः ॥ नृणांगात्रमलैर्युक्तंतद्भक्षैःपापिभिर्युतम् ॥ २० ॥ ताडितैर्यमदूतैश्चव्यग्रैश्चकीटभक्षितैः ॥ कर्णविट्परिपूर्णंचतद्भक्षैःपापिभिर्वृतम् ॥ २१ ॥ वापीतुर्यप्रमाणंचस्रवद्भिःकीटभक्षितैः ॥ मज्जापूर्णंनराणांचमहादुर्गंधिसंयुतम् ॥ २२ ॥ महापातकिभिर्युक्तंवापीतुर्यप्रमाणकम् ॥ परिपूर्णंस्निग्धमांसैर्यमदूतैश्चताडितैः ॥ २३॥पापिभिः संकुलंचैववापीमानंभयानकैः ॥ कन्याविक्रयिभिश्चैवतद्भक्ष्यैःकीटभक्षितैः ॥ २४॥ पाहीतिशब्दंकुर्वद्भिस्त्रासितैश्चभयानकैः ॥ वापीतुर्यप्रमाणंचनखादिकचतुष्टयम् ॥ २५ ॥ पापिभिःसंयुतंशश्वन्यमदूतैश्चताडितैः ॥ प्रतप्तताम्रकुंडंचताम्रोपर्युल्मुकान्वितम् ॥ २६ ॥ ताम्राणांप्रतिमालक्षैःप्रतप्तैर्व्याप्तंसदा ॥ प्रत्येकंप्रतिमाश्लिष्टैरुदद्भिःपापिभिर्युतम् ॥ २७ ॥ गव्यूतिमानंविस्तीर्णंयमदूतैश्चताडितैः ॥ प्रतप्तलोहधारंचज्वलदंगारसंयुतम् ॥ २८ ॥ लोहानांप्रतिमाश्लिष्टैरुदद्भिःपापिभिर्युतम् ॥ प्रत्येकंप्रतिमाश्लिष्टैःशश्वत्प्रज्वलितैर्भिया ॥ २९ ॥

यह वापी मानतक अनेक पापियोसे व्याप्त होनेसे महा भयानक है इसमें कन्याके वेचनेवाले पडते और वहांके कीट उनको भक्षण करते हैं ॥ २४ ॥वे बडे भयानक शब्दसे त्रासित हो हाहाकार करते हैं नखकुंड लोमकुंड अस्थिकुंड यह बावडीसे चतुर्थांश विस्तारवाले हैं ॥ २५ ॥ यह पापियोसे भरे निरन्तर मेरे दूतोंसे ताडित होते हैं तांबेके ऊपर प्रतप्त ताम्रकुंड है उल्मुकसे युक्त है ॥ २६ ॥ इसमें तांबेकी तपाई लाखों प्रतिमा हैं प्रत्येक पापी इनसे चिपटाये जाते हैं तब यह वडा शब्द करते हैं ॥ २७ ॥ यह दोकोशके विस्तारमें है यमदूत यहां पापियोंको मारते है तप्त लोहधार और जलते अंगारोंसे युक्त लोहकुंड है॥ ॥ २८ ॥ उसमें लोहोंकी गरम प्रतिमाओंसे पापी चिपटाये जाते हैं गरम प्रतिमाओंमें चिपटनेसे वडा रुदन करते हैं ॥ २९ ॥ और दूतोसे ताडित होकर

यह आध कोशमें है मेरे पार्षद दूत यहां पापियोंको दंड देते हैं एक कुंड तत्तेक्षारजलसे पूर्ण और काकोंसे व्याप्त है॥६॥ पापियोंसे युक्त एककोशपर्यन्त बडा भयानक है और मेरे दूतोसे ताडित हो पापी त्राहि(रक्षा करो)यह शब्द करते हैं॥७॥अनाहारमे इनका ओष्ठतालु सूख जाता है.इसप्रकार एक कुंड कोशपर्यन्त विट्से पूर्ण है॥८॥अति दुर्गन्धियुक्त है इसमें पापी भरे रहते है उस दारुण आहार करानेको पापी उनको ताडन करते रहते है ॥९॥ वहांके कीट उनको भक्षण करते हैं उस समय वे रक्षाकरो रक्षाकरो इस प्रकारका शब्द करते हैं यह तत्ते मूत्र जलसे पूर्ण और मूत्रके कीटोंसे व्याप्त है॥१०॥कीटोंसे खाये जाते महा पापियोंसे यह कुण्ड व्याप्त रहता है दो कोशके बीचमें ध्वान्त नामक कुंड है जिसमें पापियोंका बडा शब्द होता है ॥११॥ घोर रूप मेरे दूतोंसे ताडित कंठ ओष्ठ तालु

क्रोशार्धमानंतद्दूतैस्ताडितैर्ममपार्षदैः ॥ तप्तक्षारोदकैःपूर्णंपुनःकाकैश्चसंकुलम् ॥ ६ ॥ संकुलंपापिभिश्चैवक्रोशमानंभयानकम् ॥ त्राहीति शब्दंकुर्वद्भिर्ममदूतैश्चताडितैः ॥ ७ ॥ प्रचलद्भिरनाहारैःशुष्ककंठोष्ठतालुकैः ॥ विड्भिरेवकृतंपूर्णंक्रोशमानंचकुत्सितम् ॥ ८॥ अतिदुर्गंधिसंसक्तंव्याप्तंपापिभिरन्वहम् ॥ ताडितैर्ममदूतैश्चतदाहारैःसुदारुणैः ॥ ९ ॥ रक्षेतिशब्दंकुर्वद्भिस्तत्कीटैरेवभक्षितैः ॥ तप्तमूत्रद्रवैःपूर्णंमूत्रकीटैश्चसंकुलम् ॥ १० ॥ युक्तंमहापातकिभिस्तत्कीटैर्भक्षितैःसदा ॥ गव्यूतिमानंध्वांताख्यंशब्दकृद्भिश्चसंततम् ॥ ११ ॥ मद्दूतैस्ताडितैर्घोरैःशुष्ककंठोष्ठतालुकैः ॥ श्लेष्मपूर्णंप्रशमितंतत्कीटैःपूरितंतदा ॥ १२ ॥ तद्भोजिभिः पापिभिश्चवेष्टितंवेष्टितैःसदा ॥ क्रोशार्धंगरकुंडंचगरभोजिभिरन्वितम् ॥ १३ ॥ गरकीटैर्भक्षितैश्चपापिभिःपूर्णमेवच ॥ ताडितैर्ममदूतैश्चशब्दकृद्भिश्चकंपितैः ॥१४॥ सर्पाकारैर्वज्रदंष्ट्रैःशुष्ककंठैःसुदारुणैः ॥ नेत्रयोर्मलपूर्णंचक्रोशार्धंकीटसंयुतम् ॥१५॥ पापिभिःसंकुलंशश्वद्भ्रमद्भिःकीटभक्षितैः ॥ वसारसेनसंपूर्णंक्रोशतुर्यंसुदुःसहम् ॥ १६ ॥ तद्भोजिभिःपातकिभिर्ममदूतैश्चताडितैः ॥ शुक्रकुंडंक्रोशमितंशुक्रकीटैश्चसंयुतम् ॥ १७ ॥

सूखनेसे दुःख पाते है श्लेष्मासे पूर्ण श्लेष्मकुंड है और उसी प्रकारके कीटोंसे व्याप्त है ॥ १२ ॥ और उसीके भोजी पापियोंसे यह वेष्टित रहता है आधे कोशमें गरलकुंड है इसमें गरलभोजी डालेजाते हैं ॥१३॥ इसके पापी गरलके कीडोंसे भक्षित होते हैं और मेरे दूतोंसे ताडित होकर बडा शब्द कर कंपित होतेहैं ॥१४॥ जो कि सर्पाकार वज्रसी डाढोंवाले दारुण शुष्ककंठ है नेत्रोंके मलसे पूर्ण दूषिकाकुंड है यह आधकोशमें है ॥ १५ ॥ यह पापियोंसे व्याप्त है इसमें भ्रमण करते कीट इनको भक्षण करते है वसाकुंड चारकोशपर्यन्त वसारससे पूर्ण है ॥ १६ ॥ इसके भोजन करनेवाले पापियोंको मेरे दूत ताडना करते हैं शुक्रकुंड

काल,सभा,शुभकर्म,हर्ष,भोग यह निवृत्त होता है. हे देवि ! जो जो इस पीडाको प्राप्त नहीं होते उनका वर्णन तुमसे किया ॥२६॥ अब देहका विवरण सुनो यथायोग्य कहता हूं पृथ्वी, वायु, आकाश, तेज, जल॥२७॥यह देहधारी और स्रष्टाकी सृष्टिके बीज हैं जो देह पृथ्वी आदि पंचभूतका बना है ॥२८॥ वह कृत्रिम और नश्वर है यह यहांही भस्म होता है परन्तु पुरुषाकृति जीव अंगुष्ठप्रमाण शरीरवाला कर्मसे बद्ध है ॥ २९ ॥ यह भोगके निमित्त उस देहको धारण करता है वह देह यमालयकी प्रज्वलित अग्निमें भी भस्म नहीं होता॥३०॥जल वा प्रहारसे भी यह नष्ट नहीं होता- शस्त्र, अस्त्र, तीक्ष्ण कंटक ॥३१॥उपद्रव,तप्त लोह, तप्त पाषाण, तप्त प्रतिमासे आलिंगन कराने तथा पातन करनेसे ॥ ३२ ॥ दग्ध और भग्न नहीं होता अनेक संताप सहता है,यह देहका वृत्तान्त और

कालःशुभाशुभंकर्महर्षोभोगस्तथैवच ॥ येयेनयांतितांपीडांकथितास्तेमयासति ॥ २६ ॥ शृणुदेहविवरणंकथयामियथागमम् ॥ पृथिवी वायुराकाशस्तेजस्तोयमितिस्फुटम् ॥ २७ ॥ देहिनांदेहबीजंचस्रष्टृसृष्टिविधौपरम् ॥ पृथिव्यादिपंचभूतैर्योदेहोनिर्मितोभवेत् ॥ २८ ॥ सकृत्रिमोनश्वरश्चभस्मसाच्चभवेदिह ॥ बद्धोंगुष्ठप्रमाणश्चयोजीवःपुरुषःकृतः ॥ २९ ॥ बिभर्तिसूक्ष्मंदेहंतंतद्रूपंभोगहेतवे ॥ सदेहोनभवेद्भस्मज्वलदग्नौममालये ॥ ३० ॥ जलेननष्टोदेहीवाप्रहारसुचिरंकृते ॥ नशस्त्रेणनवाऽस्त्रेणसुतीक्ष्णकंटकेतथा ॥ ३१ ॥ तप्तद्रवेतप्तलोहेतप्तपाषाणएवच ॥ प्रतप्तप्रतिमाश्लेषेयत्पूर्वपतनेऽपिच ॥ ३२ ॥ नदग्धोनचभग्नःसभुंक्तेसंतापमेवच ॥ कथितोदेहवृत्तांतःकारणंचयथागमम् ॥ ॥ ३३ ॥ कुंडानांलक्षणंसर्वंबोधायकथयामिते ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेषट्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३६ ॥ धर्मराजउवाच ॥ पूर्णेन्दुमंडलाकारंसर्वंकुंडंचवर्तुलम् ॥ निम्नंपाषाणभेदैश्चपाचितंबहुभिःसति ॥१॥ ननश्वरंचाऽऽप्रलयंनिर्मितंचेश्वरेच्छया ॥ क्लेशदंपातकानांचनानारूपंतदालयम् ॥२॥ ज्वलदंगाररूपंचशतहस्तशिखान्वितम् ॥ परितःक्रोशमानंचवह्निकुंडप्रकीर्तितम् ॥३॥ महाशब्दंप्रकुर्वद्भिःपापिभिःपरिपूरितम् ॥ रक्षितंममदूतैश्चताडितैश्चाऽपिसंततम् ॥४॥ प्रतप्तोदकपूर्णंचहिंस्रजंतुसमन्वितम्॥ महाघोरंकाकुशब्दंप्रहारेणदृढेनच ॥ ५ ॥

कारण तुमसे कथन किया॥३३॥अब कुंडोंका विवरण कहता हूं सुनो॥३४॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां षट्त्रिंशोऽध्यायः॥३६॥ धर्मराज बोले सम्पूर्ण कुंडपूर्णचंद्रमाके मंडलकी समान गोल हैं और विलक्षण पाषाणरूप अंगारोंसे निरन्तर जलते रहते हैं॥१॥ यह ईश्वरकी इच्छासे निर्मित हुए, प्रलयपर्यन्त अविनाशी रहते है वह स्थान पापोंके कारण अनेक क्लेश देनेवाला है ॥२ ॥ और इनमेंसे जलते अंगारोसे सौहाथ ऊंची ज्वाला निकलती है यह अग्निकुंड सब ओरसे एक कोशके घेरेमें है ॥ ३ ॥ और महाशब्द करनेवाले पापियोंसे पूर्ण रहता है मेरे दूत निरन्तर रक्षा कर पापियोंको दण्ड देते है ॥४ ॥ तप्ते जलसे पूर्ण कुंड हिंसक जंतुओंसेपूर्ण है और दृढप्रहारसे वहां महाघोर काकुशब्द होता है ॥ ५ ॥

जो देवीकी भक्ति नहीं करते वही हमारे स्थानमें आते हैं जो हारितीर्थमें जाते एकादशी आदि व्रत करते हैं ॥ १५ ॥ जो नित्य भगवान्‌को प्रणाम कर उनकी अर्चा करते है वे हमारी घोर संयमनी पुरीको नहीं आते ॥ १६ ॥ जो ब्राह्मण तीनों सन्ध्याओंसे पवित्र शुद्धाचार हैं वह भी विना देवीकी उपासनाकी मुक्तिको प्राप्त नहीं होते ॥ १७ ॥ जो अपने धर्ममे निरत आचारवाले स्वधर्ममें निरत है मर्त्यलोकमे जाते उनको मेरे दूतोंका दर्शन नहीं होता ॥ १८ ॥ शिवके उपासकोंसे मेरे दूत इसप्रकार भय खाते हैं जैसे गरुडसे सर्प और ऐसे स्थानमें पाशधारी दूतको जाता देखकर मैं निवारण करदेता हूं ॥ १९ ॥ हरि दासके आश्रयके सिवाय वे सर्वत्र गमन करते हैं गरुडसे सर्पकी समान कृष्णभक्तसे मेरे दूत डरते हैं ॥ २० ॥ देवीमंत्रके उपासकोको भगवतीका नामही

देवीभक्तिविहीनायेतेपश्यंतिममाऽऽलयम् ॥ यांतियेहरितीर्थवाश्रयंतिहारिवासरम् ॥ १५ ॥ प्रणमंतिहरिंनित्यंहर्यर्चांकलयंतिच ॥ नयांति तेऽपिघोरांचममसंयमिनींपुरीम् ॥ १६ ॥ त्रिसंधिपूताविप्राश्चशुद्धाचारसमन्विताः ॥ निवृत्तिनैवलप्स्यंतिदेवीसेवांविनानराः ॥ १७ ॥ स्वधर्मनिरताचाराःस्वधर्मनिरतास्तथा ॥ गच्छंतोमृत्युलोकंचदुर्दृशाममकिंकराः ॥ १८ ॥ भीताःशिवोपासकेभ्योवैनतेयादिवोरगाः ॥ स्व दूतंपाशहस्तंचगच्छंतंवारयाम्यहम् ॥ १९ ॥ यास्यंतितेचसर्वत्रहरिदासाश्रयंविना ॥ कृष्णमंत्रोपासकाच्चवैनतेयादिवोरगाः ॥ २० ॥ देवी मंत्रोपासकानांनाम्नांचैवनिकृंतनम् ॥ करोतिनखलेखन्याचित्रगुप्तश्चभीतवत् ॥ २१ ॥ मधुपर्कादिकंतेषांकुरुतेचपुनःपुनः ॥ विलंघ्यब्रह्मलो कंचलोकंगच्छंतितेसति ॥ २२ ॥ दुरितानिचनश्यंतियेषांसंस्पर्शमात्रतः ॥ तेमहाभाग्यवंतोहिसहस्रकुलपावनाः ॥ २३ ॥ यथाचप्रज्वलद्व ह्नौशुष्काणिचतृणानिच ॥ प्राप्नोतिमोहःसंमोहंतांश्चदृष्ट्वाचभीतवत् ॥ २४ ॥ कामश्चकामिनंयातिलोभक्रोधौततःसति ॥ मृत्युःप्रलीयतेरोगो जराशोकोभयंतथा ॥ २५ ॥

कर्मबंधनसे मुक्त करता है इनके कोई कर्म हो तौ चित्रगुप्त नखलेखिनीसे भीतहुए लिखते हैं और जो अज्ञानसे चित्रगुप्तने लिखा है वह मंत्रजापसे नष्ट होता है ॥ २१ ॥ और उनको वारंवार मधुपर्क दिया जाता है वह इस लोकको उल्लंघनकर ब्रह्मलोकमें जाते हैं ॥ २२ ॥ इनके स्पर्श मात्रसे पाप नष्ट होजाते हैं वे महाभाग्यवान् सहस्र कुलके पवित्र करनेवाले होते है ॥ २३ ॥ जैसे प्रज्वलित अग्निमें शुष्क तृण भस्म होते हैं इसप्रकार उन भक्तोंको देखकर भयसे मोह भी मोहको प्राप्त होता है ॥ २४ ॥ उनके काम कामियोंपर जाते कामना हीन होनेसे लोभ क्रोध भी नष्ट होते है- फिर रोग, जरा, शोक, भय और मृत्यु उनकी लीन होजाती है ॥ २५ ॥

हासका जो सार है सो दिखाइये ॥ १ ॥ जो सबका सारभूत सबका इष्ट सबसम्मत हो जो कर्मच्छेदका बीजरूप हो प्रशस्त और मनुष्योंको सुखदायक हो ॥ २ ॥ सब कुछ देनेवाला सबके मंगलका कारण जिससे मनुष्य भय और दुःखको प्राप्त हो ॥ ३ ॥ यह कुंड न देखै न कभी इनमें पडै जिससे जन्मादि न हो उस कर्मको दिखाइये और कहिये ॥ ४ ॥ यह कुंड किस आकारके बनेहुए हैं और किसप्रकारसे कौनरूपसे पापी वहां निवास करते हैं ॥ ५ ॥ अपना देह भस्म होनेसे यह प्राणी लोकान्तर गमन करता है फिर यह किस देहसे शुभाशुभका भोग करता है ॥ ६ ॥ और बहुत कालतक क्लेश भोगनेसे भी यह देह क्यों नहीं नष्ट होता है हे ब्रह्मन् ! वह देह किस प्रकारका है सो आप मुझसे कहिये ॥ ७ ॥ नारायण बोले सावित्रीके वचन सुन धर्मराज हरिका स्मरण

सर्वेषुसारभूतंयत्सर्वेष्टंसर्वसंमतम् ॥ कर्मच्छेदबीजरूपंप्रशस्तंसुखदंनृणाम् ॥ २ ॥ सर्वप्रदंचसर्वेषांसर्वमंगलकारणम् ॥ भयंदुःखंनपश्यंतियेनवैसर्वमानवाः ॥ ३ ॥ कुंडानितेनपश्यंतितेपुनैवपततिच ॥ नभवेद्येनजन्मादितत्कर्मवदसांप्रतम् ॥ ४ ॥ किमाकाराणिकुडानितानिवानिर्मितानिच ॥ केचकेनैवरूपेणतत्रतिष्ठंतिपापिनः ॥ ५ ॥ स्वदेहेभस्मसाद्भूतेयातिलोकांतरंनरः ॥ केनदेहेनवाभोगंकरोतिचशुभाशुभम् ॥ ६ ॥ सुचिरंक्लेशभोगेनकथंदेहोननश्यति ॥ देहोवाकिंविधोब्रह्मंस्तन्मेव्याख्यातुमर्हसि ॥ ७ ॥ नारायणउवाच ॥ सावित्रीवचनंश्रुत्वा धर्मराजोहरिस्मरन् ॥ कथांकथितुमारेभेकर्मबंधनिकृंतनीम् ॥ ८ ॥ धर्मराजउवाच ॥ वत्सेचतुर्षुवेदेषुधर्मेषुसंहितासुच ॥ पुराणेष्वितिहासेषुपांचरात्रादिकेषुच ॥ ९ ॥ अन्येषुधर्मशास्त्रेषुवेदांगेषुचसुव्रते ॥ सर्वेष्टंसारभूतंचपंचदेवानुसेवनम् ॥ १० ॥ जन्ममृत्युजराव्याधिशोकसंतापनाशनम् ॥ सर्वमंगलरूपंचपरमानंदकारणम् ॥ ११ ॥ कारणंसर्वसिद्धीनांनरकार्णवतारणम् ॥ भक्तिवृक्षांकुरकरंकर्मवृक्षनिकृंतनम् ॥ १२ ॥ विमोक्षसोपानमिदमविनाशपदंस्मृतम् ॥ सालोक्यसार्ष्टिसारूप्यसामीप्यादिप्रदंशुभम् ॥ १३ ॥ कुंडानियमदूतैश्चरक्षितानिसदाशुभे ॥ नहिपश्यंतिस्वप्नेचपंचदेवार्चकानराः ॥ १४ ॥

करतेहुए इस कर्मबंधननाशिनी कथाको कहने लगे ॥ ८ ॥ धर्मराज बोले हे वत्से ! चारवेद सब धर्मसंहिताओंमें पुराण इतिहास पंचरात्र ॥ ९ ॥ हे सुव्रते ! तथा दूसरे धर्मशास्त्र वेदांगोंमें सबका इष्ट और सारभूत पंचदेवताओंकी उपासना है ॥ १० ॥ यह जन्म, मृत्यु, जरा, व्याधि, शोक और संतापनाशिनी है सब मंगलकी रूप परमानन्दकी कारण है ॥ ११ ॥ सब सिद्धियोंकी कारण नरकार्णवसे तारक भक्तिरूपी वृक्षका अंकुर करनेवाली कर्मवृक्षका छेदन करने वाली है ॥ १२ ॥ यह विमोक्षकी सोपान अविनाश पद है, सालोक्य, सार्ष्टि, सारूप्य सामीप्यादि देनेवाला शुभ है ॥ १३ ॥ हे शुभे ! कुंडोंको जो तुमने पूछा इन कुंडोंकी यमदूत सदा रक्षा करते हैं पंचदेवकी उपासना करनेवाले स्वप्नमें भी इन कुंडोंका दर्शन नहीं करते है ॥ १४ ॥

है वह ब्राह्मण जडत्वको प्राप्त होता है॥४८॥जिसको वेदवाक्यमें श्रद्धा नहीं और मंद मंद हँसता है जो व्रत और उपवाससे हीन तथा सद्वाक्यका निन्दक है ॥४९॥ वह सौ वर्ष धुआँपीता हुआ धूम्रांध नरकमें निवास करता है और सौ जन्मके क्रमसे वह जलजन्तु होता है॥५०॥ फिर अनेक प्रकारका मत्स्य होकर पश्चात् शुद्ध होता है जो देवता और ब्राह्मणके धनमें उपहास करता है ॥ ५१ ॥ वह दश पहले और दश आगेके पुरुषोंको नरकमें डालकर धूमसमूहसे युक्त धूम्रांध नरकमें जाताहै॥५२॥धूमसे क्लेशित धूम्रभोजी वहां चौगुने समयतक निवास करता है फिर भारतमें सात जन्मतक मूषक होताहै॥५३॥फिर अनेक प्रकारकी पक्षिजाति और कृमि योनियोंमें जाकर फिर अनेक जातिके वृक्ष और पशुयोनियोंमें जाकर पश्चात् मनुष्य होता है ॥५४॥ जो ब्राह्मण ज्योतिषसे डराकर धन लेते धनठहराकर

यस्याऽनास्थावेदवाक्येमंदंहसतिसंततम् ॥ व्रतोपवासहीनश्चसद्वाक्यपरनिंदकः ॥४९॥ धूम्रांधेचवसेत्सोऽपिशताब्दंधूम्रभक्षकः ॥ जलजंतुर्भवेत्सोऽपिशतजन्मक्रमेणच ॥५०॥ ततोनानाप्रकारश्चमत्स्यजातिस्ततःशुचिः ॥ यःकरोत्युपहासंचदेवब्राह्मणयोर्धने॥५१॥पातयित्वासपुरुषान्दशपूर्वान्दशाऽपरान्॥सोऽयंयातिचधूम्रांधंधूमध्वांतसमन्वितम्॥५२॥धूम्रक्लिष्टोधूम्रभोजीवसेत्तत्रचतुर्गुणम्॥ततोमूषकजातिश्चसप्तजन्मसुभारते ॥५३॥ ततोनानाविधाःपक्षिजातयःकृमिजातिभिः॥ ततोनानाविधावृक्षाःपशवश्चततोनरः ॥५४॥ विप्रोदैवज्ञजीवीचवैद्यजीवीचिकित्सकः॥लाक्षालोहादिव्यापारीरसादिविक्रयीचयः ॥ ५५ ॥ सयातिनागवेष्टंचनागैर्वेष्टितमेवच ॥ वसेत्सलोममानाब्दंतत्रैवनागपाशितः॥५६॥ ततोनानाविधाःपक्षिजातयश्चततोनरः ॥ ततोभवेत्सगणकोवैद्यश्चसप्तजन्मसु ॥५७॥ गोपश्चकर्मकारश्चरंगकारस्ततःशुचिः॥प्रसिद्धानिचकुंडानिकथितानिपतिव्रते ॥ ५८ ॥ अन्यानिचाऽप्रसिद्धानिक्षुद्राणिसंतितत्रवै ॥ संतिपातकिनस्तेषुस्वकर्मफलभोगिनः ॥ ५९ ॥भ्रमंतिनानायोनिचकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि॥इतिश्रीदेवीभागवतेम०नवमस्कंधेपंचत्रिंशोऽध्यायः ॥३५॥ सावित्र्युवाच ॥ धर्मराजमहाभागवेदवेदांगपारग ॥ नानापुराणेतिहासेयत्सारंतत्प्रदर्शय ॥ १ ॥

चिकित्सा करते हैं तथा लाख लोहादिका व्यापार और रसादि बेचते हैं॥५५॥वह नागोंसे वेष्टित होकर नागवेष्ट नरकमें जाते हैं और अपने लोमप्रमाण वर्षतक वहां निवास करते है ॥५६॥ फिर अनेक प्रकारकी पक्षिजातिमें जन्म लेकर पश्चात् मनुष्य होते है फिर वह गणक और सात जन्म वैद्य होता है ॥५७॥ गोप कर्मकार रंगकार होकर फिर शुचि होता है. हे पतिव्रते ! यह प्रसिद्ध कुंड तुमसे कथन किये॥५८॥और भी बहुतसे अपवित्र और क्षुद्र कुंड उस स्थानपर हैं उनमें पातकी अपने कर्मोंका फल भोगते हैं ॥ ५९ ॥ और अनेक योनियोंमें भ्रमते हैं अब तुम्हारी क्या सुननेकी इच्छा है ॥ ६० ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां पंचत्रिंशोऽध्यायः ॥३५॥ ॥ ७ ॥ ॥ सावित्री बोली हे महाभाग धर्मराज ! वेद वेदांगके पारगामी अनेक पुराण इति

जो शालिग्राम वा देवमूर्त्ति हाथमें लेकर प्रतिज्ञा करता है और फिर उसे उल्लंघन करता है वह ज्वालामुख नरकमें जाता है अथवा दहिना हाथ मिलाकर जो प्रतिज्ञा पूर्ण नहीं करता॥ ३७॥ देवगृहमें स्थित होकर भी जो कृत्यको उल्लंघन करता है वह ज्वालामुख नरकमें जाता है ब्राह्मण और गौको स्पर्शकर जो प्रतिज्ञा टालता है वह ज्वालामुख नरकमें जाता है ॥ ३८॥ प्रतिज्ञाका न पालनेवाला ज्वालामुख नरकमें जाता है मित्रद्रोही कृतघ्नी विश्वासघाती ॥ ३९॥ और मिथ्या साक्षी देनेवाला ज्वालामुखनरकमें जाता है वह वहां चौदह इन्द्रके समयतक निवास करता है ॥ ४०॥ अंगारोंसे प्रदग्धकर यमदूत उनको ताडन करते हैं तुलसीकी शपथ कर पालन न करनेसे चाण्डाल होकर सातजन्ममे पवित्र होता है ॥ ४१॥ गगाजलको स्पर्शकर मिथ्या करनेवाला म्लेच्छ होकर पांच जन्ममें शुचि होता

शिलांवादेवप्रतिमांसचज्वालामुखंव्रजेत् ॥ दत्त्वादक्षिणहस्तंचप्रतिज्ञांयोनपालयेत् ॥ ३७ ॥ स्थित्वादेवगृहेवाऽपिसचज्वालामुखंव्रजेत् ॥ आस्पृश्यब्राह्मणंगांचज्वालावह्निंव्रजेद्द्विजः ॥ ३८ ॥ नपालयेत्प्रतिज्ञांचसचज्वालामुखंव्रजेत् ॥ मित्रद्रोहीकृतघ्नश्चयश्चविश्वासघातकः॥ ३९॥ मिथ्यासाक्ष्यप्रदश्चैवसचज्वालामुखंव्रजेत् ॥ एतेतत्रवसंत्येवयावदिंद्राश्चतुर्दश ॥ ४० ॥ तथांगारप्रदग्धाश्चयमदूतेनताडिताः ॥ चांडालस्तुलसीस्पृष्ट्वासप्तजन्मततःशुचिः ॥ ४१ ॥ म्लेच्छोगंगाजलस्पर्शीपंचजन्मततःशुचिः ॥ शिलास्पर्शीविट्कृमिश्चसप्तजन्मसुसुंदरि ॥ ४२ ॥ अर्चास्पर्शीब्रह्मकृमिःसप्तजन्मततःशुचिः ॥ दक्षहस्तप्रदाताचसर्पश्चसप्तजन्मसु ॥ ४३ ॥ ततोभवेद्ब्रह्महीनोमानवश्चततःशुचिः ॥ मिथ्यावादीदेवगृहेदेवलःसप्तजन्मसु ॥ ४४ ॥ विप्रादिस्पर्शकारीचव्याघ्रजातिर्भवेद्ध्रुवम् ॥ ततोभवेच्चमूकःसबधिरश्चत्रिजन्मनि ॥ ४५ ॥ भार्याहीनोबंधुहीनोवंशहीनस्ततःशुचिः ॥ मित्रद्रोहीचनकुलःकृतघ्नश्चाऽपिगंडकः ॥ ४६ ॥ विश्वासघातीव्याघ्रश्चसप्तजन्मसुभारते ॥ मिथ्यासाक्षीचवक्तव्येमंडूकःसप्तजन्मसु ॥ ४७ ॥ पूर्वान्सप्ताऽपरान्सप्तपुरुषान्हंतिचाऽऽत्मनः ॥ नित्यक्रियाविहीनश्चजडत्वेनयुतोद्विजः ॥ ४८ ॥

है शालिग्राम स्पर्शकर मिथ्या करनेसे विष्ठाका कृमि होकर सात जन्ममें पवित्र होता है ॥ ४२॥ अर्चाका स्पर्श करनेवाला ब्राह्मण गृहस्थीके यहां कृमि होता है सात जन्ममें शुद्ध होता है. दक्षिण हाथ देनेसे परकार्य न करनेवाला सातजन्मतक सर्प होता है ॥ ४३ ॥ फिर ब्रह्महीन होकर पश्चात् शुद्ध होता है जो देवगृहमें मिथ्या बोलता है वह सातजन्मतक पुजारी होता है ॥ ४४॥ विप्रादिका स्पर्श करनेवाला व्याघ्रजाति होता है फिर मूक और तीन जन्मतक बहरा होता है॥ ४५॥ भार्या बंधु और वंशहीन होकर पश्चात् पवित्र होता है मित्रद्रोही न्यौला और कृतघ्न होनेसे विघ्नकारी गंडक होता है॥ ४६॥ विश्वासघाती भारतमें सातजन्मपर्यन्त व्याघ्र होता है और मिथ्यासाक्षी देनेवाला सातजन्मतक मेंडक होता है॥ ४७॥ वह अपने सात पहलेके और सात पीछेके पुरुषोंको मारता है जो नित्य क्रियासे हीन

वह चौदह इन्द्रके कालतक शौचके जलमें निमग्न रहती है सहस्र काकी जन्म और सौजन्म सूकरी होती है॥ २३॥सौजन्मतक शृगाली सौजन्ममें कुतिया सौजन्म कबूतरी,सात जन्म वानरी॥ २४॥फिर भारतमें सर्वभोग्या चाण्डाली होती है फिर धोबिन फिर यक्ष्मरोगवाली पुंश्चली होती है॥ २५॥ फिर कुष्ठयुक्त होकर पश्चात् तेलिन होती है तब शुद्ध होती है वेश्या वेधन और पुंगी दंडताडन नरकमें निवास करती है॥ २६॥वेश्या जलरंध्रस्थान और कुलटा देहचूर्णस्थानमें निवास करती है,स्वैरिणी दलन और धृष्टा शोषण नरकमें निवास करती है ॥२७॥यह हमारे दूतोंसे ताडित हो बडी यातना युक्त निवास करती है,विष्ठा मूत्र भक्षणको निरन्तर मिलता,ऐसे एक मन्वन्तरतक रहती है॥ २८॥फिर विष्ठाका कृमि होकर लाख वर्षमें शुचि होती है जो ब्राह्मण ब्राह्मणीमें,क्षत्रिय क्षत्रियामें गमन करता है॥२९॥वैश्य

शौचोदकेनिमग्नासायावदिंद्राश्चतुर्दश ॥ काकीजन्मसहस्राणिशतजन्मानिसूकरी ॥ २३ ॥ सृगालीशतजन्मानिशतजन्मानिकुक्कुटी ॥ पारावतीसप्तजन्मवानरीसप्तजन्मसु ॥ २४ ॥ ततोभवेत्साचांडालीसर्वभोग्याचभारते ॥ ततोभवेच्चरजकीयक्ष्मग्रस्ताचपुंश्चली ॥ २५ ॥ ततःकुष्ठयुतातैलकारीशुद्धाभवेत्ततः ॥ निवसेद्वेधनेवेश्यापुंगीचदंडताडने ॥ २६ ॥ जलरंध्रेवसेद्वेश्याकुलटादेहचूर्णके ॥ स्वैरिणीदलनेचैवधृष्टाचशोषणेतथा ॥ २७ ॥ निवसेद्यातनायुक्ताममदूतेनताडिता ॥विण्मूत्रभक्षासततंयावन्मन्वंतरंसति ॥२८॥ ततोभवेद्विट्कृमिश्चलक्षवर्षततःशुचिः॥ ब्राह्मणोब्राह्मणींगच्छेत्क्षत्रियांवाऽपिक्षत्रियः ॥ २९ ॥ वैश्योवैश्यांचशूद्रांवाशूद्रश्चाऽपिव्रजेद्यदि॥सवर्णपरदारैश्चकषायंयांतितेजनाः ॥३०॥ भुक्त्वाकषायंतप्तोदंनिवसेद्द्वाशताब्दकम् ॥ ततोविप्रोभवेच्छुद्धस्ततोवैक्षत्रियादयः ॥ ३१ ॥ योषितश्चापिशुद्ध्यंतीत्येवमाहपितामहः ॥क्षत्रियोब्राह्मणींगच्छेद्वैश्योवाऽपिपतिव्रते ॥ ३२ ॥ मातृगामीभवेत्सोऽपिशूर्पेचनरकेवसेत् ॥ शूर्पाकारैश्चकृमिभिर्ब्राह्मण्यासहभक्षितः ॥ ३३ ॥ प्रतप्तमूत्रभोजीचममदूतेनताडितः ॥ तत्रैवयातनांभुक्त्वायावदिंद्राश्चतुर्दश ॥ ३४ ॥ सप्तजन्मवराहश्चछागलश्चततःशुचिः ॥ करेधृत्वातुतुलसींप्रतिज्ञांयोनपालयेत् ॥ ३५ ॥ मिथ्यावाशपथंकुर्यात्सचज्वालामुखंव्रजेत् ॥ गंगातोयंकरेकृत्वाप्रतिज्ञांयोनपालयेत् ॥ ३६ ॥

वैश्या और शूद्र शूद्रीमें गमन करता है अर्थात् सवर्ण परदाराओंमें जो गमन करता है वह कषाय नरकमें जाता है ॥ ३० ॥ वहां कसैला तत्ता जल पानकर बारह वर्ष निवास करता है तब ब्राह्मण और क्षत्रिय शुद्ध होते है॥ ३१ ॥और इसीप्रकार स्त्री भी शुद्ध होती है यह ब्रह्माजीने कहा है हे पतिव्रते!जो क्षत्रिय वा वैश्य ब्राह्मणीमें गमन करता है॥ ३२॥वह मातृगामी होकर शूर्पनामक नरकमें पडता है वह ब्राह्मणीके सहितं उन कीडोंसे भक्षित होता है॥ ३३ ॥ यमदूतोंसे ताडित हो तत्ते मूत्रका भोजन करना होता है एक मन्वन्तरपर्यन्त वहां इसप्रकार दुःखभोगना होताहै॥ ३४॥सात जन्म वराह और फिर छाग होकर पवित्र होता है जो हाथमे तुलसी लेकर अपनी प्रतिज्ञाको पूर्ण नहीं करता॥ ३५॥वा मिथ्या शपथ करता है वह ज्वालामुख नरकमे जाता है वा जो हाथमें गंगाजल लेकर प्रतिज्ञापूरी नहीकरता॥३६॥

पुंश्चलीगामी कौकिल वेश्यागामी भेडिया होता है और पुंगीगामी सातजन्म भारतमे सूकर होता है ॥ १० ॥ महावेश्यागामी सेमलका वृक्ष होता है जो चन्द्रसूर्यके ग्रहण में भोजन करता है ॥ ११ ॥ वह अन्नके मानप्रमाण अरुंतुद नरकमें जाता है फिर उदररोगग्रसित मनुष्य होता है ॥ १२ ॥ गुल्मयुक्त काना दांतोंसे हीन होकर पश्चात् शुद्ध होता है जो अपनी कन्याको वाग्दान कर फिर अन्यको देता है ॥ १३ ॥ वह धूरिके कुंडमे पडकर निरन्तर धूरिपान करता है हे साध्वि जो कन्याका द्रव्य हरण करता है वह सौवर्षतक धूरिसे युक्त ॥ १४ ॥ यमदूतोसे ताडित हो शरशय्यापर शयन करता है जो ब्राह्मण भक्तिसे शिवलिंगका पूजन नहीं करता ॥ १५ ॥ वह पापी शूलप्रोत नामक नरकमें शूली होकर निवास करता है वह सौवर्षतक रहकर सात जन्मतक श्वापद जीव होता है ॥ १६ ॥ फिर

कोकिलःपुंश्चलीगामीवेश्यागामीवृकःस्मृतः ॥ पुंगीगामीसूकरश्चसप्तजन्मनिभारते ॥ १० ॥ महावेश्याप्रगामीचजायतेशाल्मलीतरुः ॥ योभुंक्तेज्ञानहीनश्चग्रहणेचंद्रसूर्ययोः ॥ ११ ॥ अरुंतुदंसयात्येवाऽप्यन्नमानाब्दमेवच ॥ ततोभवेन्मानवश्चाऽप्युदरेरोगपीडितः ॥ १२ ॥ गुल्मयुक्तश्चकाणश्चदंतहीनस्ततःशुचिः ॥ वाक्प्रदत्तांस्वकन्यांचयोऽन्यस्मैप्रददातिच ॥ १३ ॥ सवसेत्पांसुकुंडेचतद्भोजीशतवत्सरम् ॥ तद्व्यहारीयःसाध्विपांसुवेष्टेशताब्दकम् ॥ १४ ॥ निवसेच्छरशय्यायांममदूतेनताडितः ॥ भक्त्यानपूजयेद्विप्रःशिवलिंगंचपार्थिवम् ॥ १५ ॥ सयातिशूलिनःपापाच्छूलप्रोतंसुदारुणम् ॥ स्थित्वाशताब्दंतत्रैवश्वापदःसप्तजन्मसु ॥ १६ ॥ ततोभवेद्देवलश्चसप्तजन्मततःशुचिः ॥ करोतिकुंठितंविप्रंयद्भियाकंपतेद्विजः ॥ १७ ॥ प्रकंपनेवसेत्सोऽपिविप्रलोमाब्दमेवच ॥ प्रकोपवदनाकोपात्स्वामिनंयाचपश्यति ॥ १८ ॥ कटूक्तिंप्रवदतिसोल्मुकंसंप्रयातिहि ॥ उल्कांददातितद्वक्त्रेसततंममकिंकरः ॥ १९ ॥ दंडेनताडयेन्मूर्ध्नितल्लोमाब्दप्रमाणकम् ॥ ततोभवेन्मानवीचविधवासप्तजन्मसु ॥ २० ॥ साभुक्त्वाचैववैधव्यंव्याधियुक्ताततःशुचिः ॥ याब्राह्मणीशूद्रभोग्याचांधकूपेप्रयातिसा ॥ २१ ॥ तत्तशौचोदकेध्वांतेतदाहारीदिवानिशम् ॥ निवसेदतिसंतप्तामामदूतेनताडिता ॥ २२ ॥

देवल होकर सातजन्ममें पवित्र होता है जो ब्राह्मणको कुंठित करता है वा जिसके भयसे ब्राह्मण कंपित होता है ॥ १७ ॥ वह ब्राह्मणके लोमप्रमाण वर्षतक प्रकम्पन नरकमे निवास करता है जो क्रोधकरके अपने स्वामीको देखता है ॥ १८ ॥ तथा कटूक्ति कहता है वह उल्मुकनरकमे जाता है मेरे दूत निरन्तर उसके मुखमें उल्मुक देते हैं ॥ १९ ॥ और उसके लोम प्रमाणवर्षतक शिरपर दंडकी ताडना होती है फिर वह मानवी और सातजन्मतक विधवा होती है ॥ २० ॥ वह व्याधियुक्त वैधव्य भोगकर पश्चात् शुद्ध होती है जो ब्राह्मणी शूद्रसे संगम करती है, वह अंधकूपमें जाती है ॥ २१ ॥ तत्ते शौचजल और अंधकारमे निराहार पड़ी रहती है और यमदूतोसे ताडित हो बड दुःखसे रहती है ॥ २२ ॥

पतित होजाता है ॥ ९० ॥ हेभद्रे ! मैंने वृषलीपतिके सब लक्षण कहे यह महापातकी कुंभीपाकको जाते हैं ॥ ९१ ॥ तथा जो दूसरे कुंडोमें जाते हैं उनको सुनो मैं कहता हूं ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां चतुस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३४ ॥ धर्मराजबोले हे साध्वि ! देवताओंकी सेवाके विना कर्मबंधन नष्ट नहीं होता शुद्धकर्म सुकर्मका बीज है और कुकर्मसे नरक होता है ॥ १ ॥ हे पतिव्रते ! जो व्यभिचारिणीका अन्न खाता और उससे गमन करता है वह ब्राह्मण मरकर कालसूत्र नरकमें जाता है ॥ २ ॥ वह सौ वर्षतक कालसूत्रमें पडा रहता है उस जन्ममें रोगी और फिर यह मनुष्य शुद्ध होता है ॥ ३ ॥ एकपतितक पतिव्रता दूसरा करनेमें कुलटा तीसरेपर गमन करनेसे धर्षिणी और चतुर्थपर गमन करनेसे

उक्तंसर्वंमयाभद्रेलक्षणंवृषलीपतेः ॥ एतेमहापातकिनःकुम्भीपाकंप्रयान्तिते ॥ ९१ ॥ कुंडान्यन्यानियेयांतिनिबोधकथयामिते ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेनारदनारायणसंवादेसावित्र्युपाख्यानेचतुस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३४ ॥ धर्मराजउवाच ॥ देवसेवांविना साध्विनभवेत्कर्मकृंतनम् ॥ शुद्धकर्मशुद्धबीजंनरकश्चकुकर्मणा ॥ १ ॥ पुंश्चल्यन्नंचयोभुंक्तेयोऽस्यांगच्छेत्पतिव्रते ॥ सद्विजःकाल सूत्रंचमृतोयातिसुदुर्गमम् ॥ २ ॥ शतवर्षंकालसूत्रेस्थिरीभूतोभवेद्ध्रुवम् ॥ तत्रजन्मनिरोगीचततःशुद्धोभवेद्द्विजः ॥ ३ ॥ पतिव्रताचैकपतौ द्वितीयेकुलटास्मृता ॥ तृतीयेधर्षिणीज्ञेयाचतुर्थेपुंश्चलीत्यपि ॥ ४॥ वेश्याचपंचमेषष्ठेपुंगीचसप्तमेऽष्टमे ॥ ततऊर्ध्वंमहावेश्यासाऽस्पृश्यासर्व जातिषु ॥ ५ ॥ योद्विजःकुलटांगच्छेद्धर्षिणींपुंश्चलीमपि ॥ पुंगींवेश्यांमहावेश्यांमत्स्योदंयातिनिश्चितम् ॥६॥ शताब्दंकुलटागामीधृष्टागामी चतुर्गुणम् ॥ षड्गुणंपुंश्चलीगामीवेश्यागामीगुणाष्टकम् ॥ ७ ॥ पुंगीगामीदशगुणंवसेत्तत्रनसंशयः ॥ महावेश्याकामुकश्चततोदशगुणंवसेत् ॥ ८ ॥ तत्रैवयातनांभुंक्तेयमदूतेनताडितः ॥ तित्तिरिःकुलटागामीधृष्टागामीचवायसः ॥ ९ ॥

पुंश्चली कहाती है ॥ ४ ॥ पांच और छः पुरुपतक वेश्या, सातवें आठवें पुरुषतक पुंगी, इससे अधिक पुरुषोंमें गमन करै तो वह महावेश्या कहाती है सब जातियोंसे वह स्पर्शके अयोग्य है ॥ ५ ॥ जो ब्राह्मणकुलटा धर्षिणी और पुंश्चलीके पास जाता है अथवा पुंगी वेश्या महावेश्याके समीप गमन करता है वह मत्स्योदनरकमेंजाता है ॥ ६ ॥ कुलटागामी सौवर्ष धृष्टागामी ४०० वर्ष पुंश्चलीगामी छः गुणेवर्ष वेश्यागामी अठगुणे ॥ ७ ॥ पुंगीगामी दशगुणे वर्ष वहां निवासकरता है इसमें सन्देह नहीं. महावेश्याकी इच्छावाला इससे दशगुणे वर्ष नरकमें रहता है ॥८॥ और यमदूतोंसे ताडित होकर वहां ही यातनाको भोगता है कुलटागामी तीतर, धृष्टागामी वायस ॥ ९ ॥

मा, ( दादी ) माताकी मा, ( नानी ) नानीकी बहन, भगिनी, भाईकीकन्या ॥ ७८ ॥ शिष्या, शिष्यकी पत्नी, भांजेकी बहू, भाईके पुत्रकी स्त्री, ब्रह्माने इनको अधिक अगम्य कहा है ॥ ७९ ॥ जो अधमपुरुष इनके निकट कामनासे गमन करता है वह वेदमे मातृगामी है और सौ ब्रह्महत्याका उसको पाप लगता है ॥ ८० ॥ वह किसीकर्मके योग्य नहीं तथा स्पर्शके योग्य नहीं वह लोकवेदमें निन्दित होता है वह महापापी रौरव दुःखरूप कुंभीपाकमें गमन करता है ॥ ८१ ॥ जो अति अशुद्ध शास्त्रसे विहीन संध्याकरता है वा जो तीनों कालमें सन्ध्या नहीं करता वह संध्याहीन ब्राह्मणहै ॥ ८२ ॥ वैष्णव, शैव, शाक्त सौर, गाणपत्य इनमें जो अहंकारसे मंत्रग्रहण नहीं करता वही अदीक्षित है ॥ ८३ ॥ गंगाके प्रवाहसे चार हाथ भूमिपर्यन्त गंगागर्भ कहाता है, भगवान्

शिष्यांशिष्यस्यपत्नींचभागिनेयस्यकामिनीम् ॥ भ्रातुष्पुत्रप्रियांचैवाऽत्यगम्याआहपद्मजः ॥ ७९ ॥ एताःकामेनकांतायोव्रजेद्वैमानवाधमः ॥ समातृगामीवेदेषुब्रह्महत्याशतंव्रजेत् ॥ ८० ॥ अकर्मार्होऽप्यसंस्पृश्योलोकेवेदेचनिंदितः ॥ सयातिकुंभीपाकेचमहापापीसुदुष्करे ॥ ८१ ॥ करोत्यशुद्धांसंध्यांवानसंध्यांवाकरोतिच ॥ त्रिसंध्यंवर्जयेद्योवासंध्याहीनश्चसद्विजः ॥ ८२ ॥ वैष्णवंचतथाशैवंशाक्तंसौरंचगाणपम् ॥ योहंकारान्नगृह्णातिमंत्रंसोऽदीक्षितःस्मृतः ॥ ८३ ॥ प्रवाहमवधिकृत्वायावद्धस्तचतुष्टयम्॥ तत्रनारायणःस्वामीगंगागर्भांतरेवसेत् ॥ ८४ ॥ तत्रनारायणक्षेत्रेमृतोयातिहरेःपदम् ॥ वाराणस्यांबदर्यांचगंगासागरसंगमे ॥ ८५ ॥ पुष्करेहरिहरक्षेत्रेप्रभासेकामरूस्थले ॥ हरिद्वारेचकेदारेतथामातृपुरेऽपिच ॥ ८६ ॥ सरस्वतीनदीतीरेपुण्येवृंदावनेवने ॥ गोदावर्यांचकौशिक्यांत्रिवेण्यांचहिमाचले ॥ ८७ ॥ एषुतीर्थेषुयोदानंप्रतिगृह्णातिकामतः ॥ सचतीर्थप्रतिग्राहीकुंभीपाकेप्रयातिसः ॥ ८८ ॥ शूद्रसेवीशूद्रयाजीग्रामयाजीतिकीर्तितः ॥ तथादेवोपजीवीचदेवलःपरिकीर्तितः ॥ ८९ ॥ शूद्रपाकोपजीवीयःसूपकारइतिस्मृतः ॥ संध्यापूजनहीनश्चप्रमत्तःपतितःस्मृतः ॥ ९० ॥

नारायण निरन्तर वहां रहते है अथवा बहते जलके चार हाथतक किनारेतकके नारायण स्वामी हैं उस नारायणक्षेत्र काशी आदिमें जो प्रतिग्रह करता है वह तीर्थप्रतिग्राही है ॥ ८४ ॥ नारायणक्षेत्रमें मरकर हरिके पदको जाता है. वाराणसी बद्रिकाश्रम गंगासागरसंगम ॥ ८५ ॥ पुष्कर, हरिहरक्षेत्र, त्र्यम्बक, प्रभास, कामरू, हरिद्वार, केदार, श्रीरेणुका स्थान ॥ ८६ ॥ सरस्वतीके किनारे पवित्र वृंदावनमें गोदावरी, कौशिकी, त्रिवेणी, हिमालय ॥ ८७ ॥ जो इन पवित्र तीर्थोंमें कामनापूर्वक दान ग्रहण करता है यह तीर्थप्रतिग्राही कुंभीपाकमें जाता है ॥ ८८ ॥ शूद्रसेवी, शूद्रयाजी, ग्रामयाजी कहाहै देवताकी पूजाकर आजीविका करनेवाला देवल कहाताहै ॥ ८९ ॥ जो शूद्रकी रसोईकरके जीविका करता है वह रसोइया है जो सन्ध्या पूजनसे हीन है वह प्रमत्त और

॥ ६५ ॥ जो ब्राह्मण क्रोधसे प्रणाम करनेवालेको आशीर्वाद नहीं देता तथा विद्यार्थीको विद्या नहीं देता उसको गोहत्या लगती है ॥ ६६ ॥ यह तुमसे शास्त्रानुसार गोहत्या और विप्रहत्या कही अब गम्य स्त्रियोंका वर्णन करताहूं सुनो ॥ ६७ ॥ अपनी स्त्री सबको गम्या है यह वेदानुशासन है, दूसरी अगम्या है यह वेदके ज्ञाता कहते हैं ॥ ६८ ॥ हे सुन्दरि । सामान्यसे तुमसे सब कहा अब विशेषको श्रवण करो जो अत्यन्त अगम्य है उसको कहता हूं सुनो ॥ ६९ ॥ शूद्रोंको विप्रपत्नी विप्रोंको शूद्रकी स्त्री हे पतिव्रते ! यह अत्यन्त अगम्य और निन्दनीय हैं॥ ७० ॥ शूद्र यदि ब्राह्मणीमें गमन करै तो सौ ब्रह्महत्या लगती है और उसीकी समान वह ब्राह्मणी भी कुंभीपाकमें जाती है ॥ ७१ ॥ शूद्रोंको विप्रपत्नी और ब्राह्मणोंको शूद्रपत्नी ऐसीही है यदि ब्राह्मण शूद्रामे गमन करे तो वह

**नददात्याशिषंकोपात्प्रणतायचयोद्विजः ॥ विद्यार्थिनेचविद्यांचसगोहत्यांलभेद्ध्रुवम् ॥ ६६ ॥ गोहत्याविप्रहत्याचकथिताचाऽऽतिदेशिकी ॥ गम्यांस्त्रियंनृणामेवनिबोधकथयामिते ॥६७॥ स्वस्त्रीगम्याचसर्वेषामितिवेदानुशासनम् ॥ अगम्याचतदन्यायाचेतिवेदविदोविदुः॥६८॥ सामान्यंकथितंसर्वंविशेषंशृणुसुंदरि ॥ अत्यगम्याहियायाश्चनिबोधकथयामिताः ॥ ६९ ॥ शूद्राणांविप्रपत्नीचविप्राणांशूद्रकामिनी ॥ अत्यगम्याचनिंद्याचलोकेवेदेपतिव्रते ॥ ७० ॥ शूद्रश्चब्राह्मणींगत्वाब्रह्महत्याशतंलभेत् ॥ तत्समंब्राह्मणीचापिकुंभीपाकंलभेद्ध्रुवम् ॥ ७१ ॥ शूद्राणांविप्रपत्नीचविप्राणांशूद्रकामिनी ॥ यदिशूद्रांव्रजेद्विप्रोवृषलीपतिरेवसः ॥ ७२ ॥ सभ्रष्टोविप्रजातेश्चचांडालात्सोऽधमःस्मृतः ॥ विष्ठासमश्चतत्पिंडोमूत्रंतस्यचतर्पणम् ॥ ७३ ॥ नपितॄणांसुराणांचतद्दत्तमुपतिष्ठति ॥ कोटिजन्मार्जितंपुण्यंतस्यार्चातपसाऽर्जितम् ॥ ७४ ॥ द्विजस्यवृषलीलोभान्नश्यत्येवनसंशयः ॥ ब्राह्मणश्चसुरापीतिर्विड्भोजीवृषलीपतिः॥७५॥ तप्तमुद्रादग्धदेहस्तप्तशूलांकितस्तथा ॥ हरिवासरभोजीचकुंभीपाकंव्रजेद्द्विजः ॥ ७६ ॥ गुरुपत्नींराजपत्नींसपत्नीमातरंध्रुवम् ॥ सुतांपुत्रवधूंश्वश्रूंसगर्भांभगिनींसतीम् ॥ ७७ ॥ सोदरभ्रातृजायांचमातुलानींपितुःप्रसूम् ॥ मातुःप्रसूंतत्स्वसारंभगिनीभ्रातृकन्यकाम् ॥ ७८ ॥**

वृषलीपति होता है ॥ ७२ ॥ वह विप्र ब्राह्मण जातिसे भ्रष्ट होकर चाण्डाल होता है उसका पिण्ड विष्ठाकी समान और तर्पण मूत्रके समान होता है ॥७३॥ उसका दिया देवतापितरोंको प्राप्त नहीं होता और कोटि जन्मोंमें जो उसने तप पूजासे फल प्राप्त किया है ॥७४॥ वह उस ब्राह्मणका वृषलीके लोभसे नाश हो जाता है जो ब्राह्मण सुरापान करता है और वृषलीपति है वह विड्भोजी है॥ ७५॥तथा जिसका शरीर तप्तमुद्रासे दग्ध है तप्तशूलसे अंकित है तथा जो एकादशीके दिन भोजन करता है वह कुंभीपाकमें जाता है ॥ ७६॥ गुरुपत्नी, राजपत्नी, सपत्नीमाता, पुत्री, पुत्रवधू, सास, सहोदरा भगिनी सती॥ ७७॥सगेभाईकी स्त्री, मामी

हर सुख संभोगसे अचेष्ट होगये और रसाश्रयकी कथासे क्षणमें चैतन्यताको प्राप्त हुए ॥ ८२ ॥ मनोहर दिव्य कथा करते हास्य करने लगे. वह रसभावमें युक्त हो क्षणमे केलि करते क्षणमे बात करते ॥ ८३ ॥ वे दोनों इस विषयमे पंडित थे. इस कारण सुरतिसे विरामको प्राप्त न हुए निरन्तर दोनो जयकी इच्छा करते क्षणमात्रको भी पराजित न हुए ॥ ८४ ॥ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां शक्तिप्रादुर्भावे विंशोऽध्यायः ॥२०॥

श्रीनारायण बोले वह कृष्णपरायण दानव कृष्णको मनमें ध्यानकर उस मनोहर फूलोंकी शय्यासे ब्राह्ममुहूर्तमें उठकर ॥१॥ रात्रिके वस्त्रत्याग मंगल जलसे स्नान कर धुले वस्त्र पहर उज्ज्वल तिलक धारण कर ॥ २ ॥ अभीष्ट आह्निक कर्म और देववंदन कर दही घृत मधु खीलै इन मांगलिक पदार्थोंका दर्शन कर ॥ ३ ॥

कथांमनोरमांदिव्यांहसंतौचक्षणंपुनः ॥क्षणंचकेलिसंयुक्तौरसभावसमन्वितौ ॥८३॥ सुरतेविरतिर्नास्तितौतद्विषयपंडितौ ॥ सततंजययुक्तौद्वौ क्षणंनैवपराजितौ ॥ ८४ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेनारदनारायणसंवादेशक्तिप्रादुर्भावेविंशोऽध्यायः ॥२०॥ श्रीनारायण उवाच ॥ श्रीकृष्णंमनसाध्यात्वारक्षःकृष्णपरायणः ॥ ब्राह्मेमुहूर्तउत्थायपुष्पतल्पान्मनोहरात् ॥१॥ रात्रिवासःपरित्यज्यस्नात्वामंगलवारि णा॥धौतेचवाससीधृत्वाकृत्वातिलकमुज्वलम् ॥२॥ चकाराह्निकमावश्यमभीष्टदेववंदनम् ॥ दध्याज्यमधुलाजांश्चददर्शवस्तुमंगलम् ॥३॥ रत्नश्रेष्ठंमणिश्रेष्ठंवस्त्रश्रेष्ठंचकांचनम्॥ब्राह्मणेभ्योददौभक्त्यायथानित्यंचनारद॥४॥अमूल्यरत्नंयत्किंचिन्मुक्तामाणिक्यहीरकम्॥ ददौविप्राय गुरवेयात्रामंगलहेतवे ॥५॥ गजरत्नमश्वरत्नंधनरत्नंमनोहरम् ॥ ददौसर्वंदरिद्रायविप्रायमंगलायच ॥ ६ ॥ भांडाराणांसहस्राणिनगराणां द्विलक्षकम् ॥ ग्रामाणांशतकोटिंचब्राह्मणायददौमुदा ॥ ७ ॥ पुत्रंकृत्वातुराजेंद्रंसर्वेषुदानवेषुच ॥ पुत्रेसमर्प्यभार्यांतांराज्यंचसर्वसंपदम् ॥८॥ प्रजानुचरसंघंचभांडारंवाहनादिकम् ॥ स्वयंसन्नाहयुक्तश्चधनुष्पाणिर्बभूवह ॥ ९ ॥ भृत्यद्वाराक्रमेणैवचकारसैन्यसंचयम् ॥ अश्वानांचत्रि लक्षेणलक्षेणवरहस्तिनाम् ॥ १० ॥ रथानामयुतेनैवधानुष्काणांत्रिकोटिभिः ॥ त्रिकोटिभिर्वर्मिणांचशूलिनांचत्रिकोटिभिः ॥ ११ ॥

श्रेष्ठ रत्न, श्रेष्ठ मणि, श्रेष्ठ वस्त्र, श्रेष्ठ सुवर्ण, जैसे वह नित्य ब्राह्मणोंको दान करता था इसीप्रकार कर ॥४॥ जो अमूल्य रत्न मुक्तामणि हीरे आदि थे वह यात्रा मंगलके निमित्त ब्राह्मण और गुरुजीको दे॥५॥ गजरत्न, अश्वरत्न, धनरत्न, यह सब दारिद्र ब्राह्मणोंको मंगलके निमित्त दिये॥६॥ सहस्रों भंडारे दो लाख नगर शतकोटि ग्राम प्रसन्न हो ब्राह्मणोंको दिये॥७॥ सब दानवोंका अधिपति अपने पुत्रको करके उस भार्या और सब राज्यको पुत्रके समर्पण कर॥८॥ प्रजा अनुचरोंके समूह भांडारादि दे अपने वस्त्र पहर धनुष धारण किया ॥ ९ ॥ और भृत्योंके द्वारा सेना संग्रह कराई. तीन लाख घोडे, एकलाख हाथी ॥ १० ॥ दशसहस्र रथ, तीन

वर और तपसे प्राप्त किया है और तुम्हारा तप हरिके निमित्त था. इस कारण हे कामिनी ! तुम हरिको प्राप्त होगी॥६८॥ गोलोकके वृन्दावनमे तुम गोविन्दको प्राप्त होगी और मै भी यह दानवी शरीर त्यागनकर उस लोकमें जाऊंगा॥६९॥वह तुम मुझे और मैं तुमको देखूंगा मैं राधाके शापसे दुर्लभ भारत वर्षमे आया था ॥७०॥फिर वहीं जाऊंगा. हे प्रिये!इसमें मुझको क्या शोक है तुम भी यह देह त्याग दिव्यरूप धारण कर ॥७१ ॥तत्काल हरिको प्राप्त होगी हे प्रिये ! शोक मत करो यह कह दिनान्तमें उसके साथ मनोहर॥७२॥दिव्य चन्दनसे चर्चित शय्यामें शयन करके तथा रत्नमंदिरमें अनेक प्रकारके विभव कर॥७३॥ जहां रत्नोके दीपक जल रहे उस स्थानमें परम सुन्दरी स्त्रीरत्नको प्राप्त होकर क्रीडा कौतुक मंगलसे राजाने रात्रि व्यतीत की ॥ ७४ ॥ रोती और अतिदुःखित

वृंदावनेचगोविंदंगोलोकेत्वंलभिष्यसि ॥ अहंयास्यामितल्लोकंतनुंत्यक्त्वाचदानवीम् ॥ ६९ ॥ तत्रद्रक्ष्यसिमांत्वंचद्रक्ष्यामित्वांचसांप्रतम् ॥ अगमंराधिकाशापाद्भारतंचसुदुर्लभम् ॥७०॥ पुनर्यास्यामितत्रैवकःशोकोमेशृणुप्रिये॥त्वंचदेहंपरित्यज्यदिव्यरूपंविधायच ॥ ७१ ॥ तत्कालंप्राप्स्यसिहरिंमाकांतेकातराभव ॥ इत्युक्त्वाचदिनांतेचतयासार्धंमनोहरम् ॥ ७२ ॥ सुष्वापशोभनेतल्पेपुष्पचंदनचर्चिते ॥ नानाप्रकारविभवंचकाररत्नमंदिरे ॥ ७३ ॥ रत्नप्रदीपसंयुक्तेस्त्रीरत्नंप्राप्यसुंदरीम् ॥ निनायरजनींराजाक्रीडाकौतुकमंगलैः ॥ ७४ ॥ कृत्वावक्षसितांकांतांरुदतीमतिदुःखिताम् ॥ कृशोदरींनिराहारांनिमग्नांशोकसागरे ॥ ७५ ॥ पुनस्तांबोधयामासदिव्यज्ञानेनज्ञानवित् ॥ पुराकृष्णेनयद्दत्तंभांडीरेतत्त्वमुत्तमम् ॥ ७६ ॥ सचतस्यैददौसर्वसर्वशोकहरंपरम् ॥ ज्ञानंसंप्राप्यसादेवीप्रसन्नवदनेक्षणा ॥ ७७ ॥ क्रीडांचकारहर्षेणसर्वंमत्वेतिनश्वरम् ॥ तौदंपतीचक्रीडंतौनिमग्नौसुखसागरे ॥ ७८ ॥ पुलकांचितसर्वांगौमूर्च्छितौनिर्जनेमुने ॥ अंगप्रत्यंगसंयुक्तौसुप्रीतौसुरतोत्सुकौ ॥ ७९ ॥ एकांगौचतथातौद्वौचाऽर्धनारीश्वरोयथा॥प्राणेश्वरंचतुलसीमेनेप्राणाधिकंपरम् ॥८०॥ प्राणाधिकांचतांमेनेराजाप्राणेश्वरींसतीम् ॥ तौस्थितौसुखसुप्तौचतंतिद्रौसुंदरौसमौ ॥ ८१ ॥ सुवेषौसुखसंभोगादचेष्टौसुमनोहरौ ॥ क्षणंसुचेतनौतौचकथयंतौरसाश्रयात् ॥ ८२ ॥

अपनी प्रियाको गोदीमे बैठाय जो कृशोदरी निराहार शोकसागरमे निमग्न थी ॥ ७५ ॥ उस ज्ञानीने फिर भी दिव्यज्ञानसे उसको समझाया जो पहले कृष्णने भांडीर वनमे तत्त्वज्ञान दिया था॥७६॥वह सब शोकनाशी ज्ञान उसने उसको दिया तब वह देवी उस ज्ञानको प्राप्त होकर प्रसन्नवदन हुई ॥७७॥ सब विश्वको नश्वर मान प्रसन्नतासे क्रीडा करने लगी.तब वे दोनों स्त्री पुरुष क्रीडा करते हुए सुखसागरमें निमग्न हुए॥७८॥सर्वाङ्ग उनके पुलकित और निर्जनमें मूर्च्छित हुए सुरतमें उत्सुक होकर उन्होने अंगप्रत्यंग संयुक्त कर लिये थे॥७९॥वे दो थे परन्तु अर्धनारीश्वरके समान एक अंग होगये थे उस समय तुलसी प्राणपतिकोप्राणोसे अधिक मानतीहुई॥८०॥और राजाने भी उस प्राणेश्वरी सतीको प्राणोंसे अधिक माना वह दोनों समान सुंदर सुखसे स्थित हो सोये॥८१॥वह सुन्दर वेषवाले

विष्णुकी शरण हुए हैं हारिने शूल देकर शिवको प्रस्थापित किया है॥ २५॥ पुष्पभद्रा नदीके किनारे वटमूलमें भगवान् त्रिलोचन स्थित हैं या तो देवताओंका राज्य दो अथवा युद्ध करो ॥ २६ ॥ मैं शिवजीसे जाकर क्या कहूंगा सो आप कहिये. दूतके वचन सुनकर शंखचूड हँसकर बोला ॥ २७ ॥ तुम चलो प्रभातको मैं आऊंगा तब उस दूतने जाकर वटमूलमे स्थित ईश्वरसे कहा ॥ २८ ॥ जो कुछ शंखचूडके मुखसे वचन निकले थे कहे. इसी समय स्कंद शिवजीके निकट आये॥ ॥ २९ ॥ वीरभद्र, नंदी, महाकाल, सुभद्रक, विशालाक्ष, बाण. पिंगलाक्ष, विकंपन ॥ ३० ॥ विरूप, विकृत, मणिभद्र, बाष्कल, कपिल, दीर्घदंष्ट्र, विकट, ताम्रलोचन कालकंठ, बलीभद्र, कालजिह्व, कुटीचर, बलोन्मत्त, रणश्लाघी, दुर्जय, दुर्गम, ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ आठ भैरव, ग्यारह रुद्र, आठ वसु, बारह आदित्य॥ ३३ ॥ हुताशन,

पुष्पभद्रानदीतीरेवटमूलेत्रिलोचनः ॥ विषयंदेहितेषांचयुद्धंवाकुरुनिश्चितम् ॥ २६ ॥ गत्वावक्ष्यामिकिंशंभुमथतद्वदमामपि ॥ दूतस्यवचनंश्रुत्वाशंखचूडःप्रहस्यच ॥ २७ ॥ प्रभातेऽहंगमिष्यामित्त्वंचगच्छेत्युवाचह ॥ सगत्वोवाचतंतूर्णंवटमूलस्थमीश्वरम् ॥ २८ ॥ शंखचूडस्यवचनंतदीयंतन्मुखोदितम् ॥ एतस्मिन्नंतरेस्कंदआजगामशिवांतिकम् ॥ २९ ॥ वीरभद्रश्चनंदीचमहाकालःसुभद्रकः ॥ विशालाक्षश्चबाणश्चपिंगलाक्षोविकंपनः ॥ ३० ॥ विरूपोविकृतिश्चैवमणिभद्रश्चबाष्कलः ॥ कपिलाख्योदीर्घदंष्ट्रोविकटस्ताम्रलोचनः ॥ ३१ ॥ कालकंठोबलीभद्रःकालजिह्वःकुटीचरः ॥ बलोन्मत्तोरणश्लाघीदुर्जयोदुर्गमस्तथा ॥ ३२ ॥ अष्टौचभैरवारौद्रारुद्राश्चैकादशस्मृताः ॥ वसवोष्टौवासवश्चआदित्याद्वादशस्मृताः ॥ ३३ ॥ हुताशनश्चचंद्रश्चविश्वकर्माश्विनौचतौ ॥ कुबेरश्चयमश्चैवजयंतोनलकूबरः ॥ ३४ ॥ वायुश्चवरुणश्चैवबुधश्चमंगलस्तथा ॥ धर्मश्चशनिरीशानःकामदेवश्चवीर्यवान् ॥ ३५ ॥ उग्रदंष्ट्राचोग्रचंडाकोटराकैटभीतथा ॥ स्वयंचाष्टभुजादेवीभद्रकालीभयंकरी ॥ ३६ ॥ रत्नेन्द्रसारनिर्माणविमानोपरिसंस्थिता ॥ रक्तवस्त्रपरीधानारक्तमाल्यानुलेपना ॥ ३७ ॥ नृत्यंतीचहसंतीचगायन्तीसुस्वरंमुदा ॥ अभयंददातिभक्तेभ्योऽभयासाचभयंरिपुम् ॥ ३८ ॥ बिभ्रतीविकटांजिह्वांसुलोलांयोजनायताम् ॥ शंखचक्रगदापद्मखड्गचर्मधनुःशरान् ॥ ३९ ॥ खर्परंवर्तुलाकारंगंभीरंयोजनायतम् ॥ त्रिशूलंगगनस्पर्शिशक्तिंचयोजनायताम् ॥ ४० ॥

चन्द्रमा, अश्विनीकुमार, कुबेर, यम, जयन्त, नलकूबर॥ ३४ ॥ वायु, वरुण, बुध, मंगल, धर्म, ईशान, बली कामदेव॥ ३५ ॥ उग्रदंष्ट्रा, उग्रचंडा, कोटरा, कैटभी और स्वयं अष्टभुजा भयंकरी कालिकादेवी॥ ३६ ॥ यह रत्नोंके सारसे निर्मित विमानोंपर स्थित थीं. लालवस्त्र पहरे लाल मालाका अनुलेपन लगाये॥ ३७ ॥ नाचती सुंदर सुरसे गाती हुई हँसती थी वह अभया अपने भक्तोंको अभय और शत्रुओंको भय देती थी॥ ३८ ॥ एकयोजनतक विस्तार होनेवाली विकट चलायमान जिह्वाको धारण किये शंख, चक्र, गदा, पद्म, खड्ग, चर्म, धनुष, शर॥ ३९ ॥ गोल एक योजन परिमाणका खप्पर लिये, तथा गगनस्पर्शी त्रिशूल और एकयोजन परिमाणकी शक्ति

योके सारवाले लक्षमंदिरोंसे शोभित रत्नसोपान और रत्नोंके स्तंभोसे शोभित था॥ १२॥यह देखकर पुष्पदन्तने द्वारको देखा कि,द्वारमें एक पुरुष शूल हाथमे लिये नियुक्त है॥ १३॥जो ताम्रवर्ण पिंगललोचन बडा भयंकर है यह अपना वृत्तान्त कहकर उसकी आज्ञासे भीतर गया॥ १४॥उस द्वारको अतिक्रमणकर भीतर गया रणसम्बधी आह्वानमे आयेहुए दूतको सुनकर कोईभी नहीं रोकता था॥ १५॥वह भीतरके द्वारपर जाय द्वारपालसे बोला कि, युद्धका वृत्तान्त बहुत शीघ्र कहो ॥ १६॥ उसने वहां जाकर दूतकी बात कही उसने बुलाया तव यह जाकर शंखचूडको देखने लगा॥ १७॥जो राजमण्डलके मध्यमे स्थित रत्नासिंहासनपर शोभित जिसमें मणियोके

तद्दृष्ट्वापुष्पदंतोऽपिवरंद्वारंददर्शसः ॥ द्वारेनियुक्तंपुरुषंशूलहस्तंचसस्मितम् ॥ १३ ॥ तिष्ठंतंपिंगलाक्षंचताम्रवर्णभयंकरम् ॥ कथयामास वृत्तांतंजगामतदनुज्ञया ॥ १४ ॥ अतिक्रम्यचतद्द्वारंजगामाभ्यन्तरंपुनः॥नकोऽपिरक्षतिश्रुत्वादूतरूपंरणस्यच ॥ १५ ॥ गत्वासोऽभ्यंतरद्वारंद्वारपालमुवाचह ॥ रणस्यसर्ववृत्तांतंविज्ञापयतमाचिरम् ॥ १६ ॥ सचतंकथयित्वाचदूतोगंतुमुवाचह ॥ सगत्वाशंखचूडंतंददर्शसुमनोहरम् ॥ १७ ॥ राजमंडलमध्यस्थंस्वर्णसिहासनेस्थितम् ॥ मणीन्द्ररचितंदिव्यंरत्नदंडसमन्वितम् ॥ १८ ॥ रत्नकृत्रिमपुष्पैश्चप्रशस्तैःशोभितंसदा ॥ भृत्येनमस्तकन्यस्तंस्वर्णच्छत्रंमनोहरम् ॥ १९ ॥ सेवितंपार्षदगणैरुचिरैःश्वेतचामरैः ॥ सुवेषंसुन्दरंरम्यंरत्नभूषणभूषितम् ॥ २० ॥ माल्येनलेपनंसूक्ष्मंसुवस्त्रंदधतंमुने ॥ दानवेंद्रैःपरिवृतंसुवेषैश्चत्रिकोटिभिः ॥ २१ ॥ शतकोटिभिरन्यैश्चभ्रमद्भिरस्त्रपाणिभिः ॥ एवंभूतंचतंदृष्ट्वापुष्पदंतःसविस्मयः ॥ २२ ॥ उवाचसचवृत्तांतंयदुक्तंशंकरेणच ॥ पुष्पदंतउवाच ॥ राजेंद्रशिवभृत्योऽहंपुष्पदंताभिधःप्रभो ॥२३॥ यदुक्तंशंकरेणैवतद्ब्रवीमिनिशामय ॥ राज्यंदेहिचदेवानामधिकारंचसांप्रतम् ॥२४॥ देवाश्चशरणापन्नादेवेशंश्रीहरिंपरम् ॥ हरिर्दत्त्वाऽस्यशूलंचतेनप्रस्थापितःशिवः ॥ २५ ॥

रचित सुन्दर दंड लगे थे ॥ १८ ॥ रत्नोके कृत्रिम मनोहर पुष्पोंसे शोभित भृत्यद्वारा मस्तकपर श्वेतछत्र धारण किये हुए ॥ १९ ॥ श्वेतचमर लिये मनोहर पार्षदोंसे वीज्यमान रत्नोंके भूषणोसे भूषित मनोहर सुन्दर वेष किये॥ २०॥माला अनुलेपन और सुन्दर वस्त्र धारण किये अनेक सुवेष किये दानवोंसे व्याप्त ॥ २१॥ सेकडों शस्त्रधारी योधाओसे सम्पन्न इसप्रकार उसको देख पुष्पदन्त बडा विस्मित हुआ॥ २२॥और शंकरका कहा वृत्तान्त कहनेलगा. पुष्पदन्त बोला हे राजेन्द्र ! मैं पुष्पदन्तनामवाला शिवका दूत हूं॥ २३॥मै शिवजीका संदेशा कहता हूं सुनो इससमय देवताओका राज्य और अधिकार उनको देदो॥ २४॥सब देवता भगवान्

सर्वत्रव्यापक हैं ] ॥ १२ ॥ पीछे वह देह त्यागनकर मेरीही प्रिया होगी. यह कह जगत्पतिने शिवजीको शूल दिया॥१३॥ शूल देकर भगवान् निजमंदिरमें प्रविष्ट हुए और ब्रह्मा.शिव आदि देवता भारतवर्षमें आये॥१४ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायाम् एकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥

श्रीनारायण बोले इसप्रकार दानवोंके संहारमें ब्रह्माजी शिवको नियुक्तकर देवता शीघ्रतासे अपने स्थानको चलेगये ॥ १॥ चन्द्रभागा नदीके किनारे मनोहर वटमूलमें देवताओंके निस्तारके निमित्त महादेव स्थित हुए॥ २॥ और गन्धर्वोंके अधिपति चित्ररथगधर्वको दूत बनाकर शीघ्रही शंखचूडके निकट भेजा॥ ३॥ वह सर्वेश्वरकी आज्ञासे शीघ्र उस नगरमें गये जो महेन्द्र और कुबेरके नगरसेभी उत्कृष्ट था॥ ४॥ पांचयोजनका विस्तार दशयोजनदीर्घ स्फटिकमणियोंके समूहसे युक्त

पश्चात्सादेहमुत्सृज्यभविष्यतिममप्रिया ॥ इत्युक्त्वाजगतांनाथोददौशूलंहरायच ॥ १३ ॥ शूलंदत्त्वाययौशीघ्रंहरिरभ्यंतरेमुदा ॥ भारतंचययुर्देवाब्रह्मरुद्रपुरोगमाः ॥ १४ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहा० नवमस्कंधेएकोनविंशोध्यायः ॥ १९ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ ब्रह्माशिवंसंनियोज्यसंहारेदानवस्यच ॥ जगामस्वालयंतूर्णंयथास्थानंसुरोत्तमाः ॥ १ ॥ चंद्रभागानदीतीरेवटमूलेमनोहरे ॥ तत्रतस्थौमहादेवोदेवविस्तारहेतवे ॥ २ ॥ दूतंकृत्वाचित्ररथंगधर्वेश्वरमीप्सितम् ॥ शीघ्रंप्रस्थापयामासशंखचूडांतिकंमुदा ॥ ३ ॥ सर्वेश्वराज्ञयाशीघ्रंययौतन्नगरंपरम् ॥ महेंद्रनगरोत्कृष्टंकुबेरभवनाधिकम् ॥ ४ ॥ पंचयोजनविस्तीर्णंदैर्घ्येतद्द्विगुणंभवेत् ॥ स्फटिकाकारमणिभिर्निर्मितंयानवेष्टितम् ॥ ५ ॥ सप्तभिःपरिखाभिश्चदुर्गमाभिःसमन्वितम् ॥ ज्वलदग्निनिभैःशश्वत्कल्पितंरत्नकोटिभिः ॥ ६ ॥ युक्तंचवीथीशतकैर्मणिवेदिविचित्रितैः॥परितोवणिजांसौधैर्नानावस्तुविराजितैः ॥ ७ ॥ सिंदूराकारमणिभिर्निर्मितैश्चविचित्रितैः ॥ भूषितंभूषितैर्दिव्यैराश्रमैःशतकोटिभिः ॥ ८ ॥ गत्वाददर्शतन्मध्येशंखचूडालयंपरम् ॥ अतीववलयाकारंयथापूर्णेंदुमंडलम् ॥ ९ ॥ ज्वलदग्निशिखाक्ताभिःपरिखाभिश्चतसृभिः ॥ नदुर्गमंचशत्रूणामन्येषांसुगमंसुखम् ॥ १० ॥ अत्युच्चैर्गगनस्पर्शिमणिशृंगविराजितम् ॥ राजितंद्वादशद्वारैर्द्वारपालसमन्वितम् ॥ ११ ॥ मणीन्द्रसारनिर्माणैःशोभितंलक्षमंदिरैः ॥ शोभितंरत्नसोपानैरत्नस्तंभविराजितम् ॥ १२ ॥

यानसे वेष्टित॥ ५॥ सात परिखा और दुर्गमसहित जलतीहुई अग्निके समान कोटिरत्नोंसे व्याप्त॥ ६॥ मणिकी विचित्रवेदीवाली सैंकडों गलियोंसे व्याप्त अनेक वस्तुओंसे विराजित वणिकोंके महलसे व्याप्त॥ ७॥ सिन्दूरके आकारवाली विचित्रमणियोंसे वेष्टित भूषित और दिव्य सैंकडों कोटियों आश्रमोंसे कोटियों आश्रमोंसे व्याप्त था॥ ८॥ उसके मध्यमें शंखचूडका आश्रम था जो वलयाकार पूर्णचन्द्रमण्डलके समान था ॥ ९ ॥ अग्निकी शिखासे युक्त प्रज्वलित चार परिखासे व्याप्त वह दुर्ग शत्रुओंको दुर्गम तथा दूसरोंको सुगम था॥ १०॥ अतिऊंचे आकाशको छूनेवाले मणिजटित शिखरोंसे सम्पन्न बारह द्वारोंमें स्थित द्वारपालोंसे सम्पन्न॥ ११॥ मणि

अयोग्य महातेजस्वी उस जल्पना करते गोपको बाहर करती हुई॥८०॥फिर सुदामाने उन सखियोंको ताडन किया तब राधिकाने सखियोका ताडन सुनकर रुष्ट हो यह दारुण शाप दिया अरे!तू दानवी योनिको प्राप्त होगा॥८१॥तब शापित हो रुदन करता सुदामा मुझे प्रणाम कर जाने लगा. तब नेत्रोंमें जल भर कृपाकर राधाने उसको निवारण किया॥८२॥ हे वत्स! स्थित हो मत जाओ कहां जाते हो ऐसा वारंवार कहा. इसप्रकार कहकर फिर बडे खेदको प्राप्त हुई॥८३॥ सब गोपी रुदन करने लगीं और गोप भी बडे दुःखित हुए उन सबने और मैंने भी राधिकाको पीछे समझाया॥८४॥तब उसने कहा यह आधे क्षणमें शापका पालन करके आवेगा. हे सुदामा ! तुम यहां आना ऐसा कह उसको शोकसे निवारण किया स्वयं भी शोकरहित हुई॥८५॥ परन्तु गोलोकका आधाक्षण मर्त्यलोकका एक मन्व

साचतत्ताडनंतासांश्रुत्वारुष्टाशशापह ॥ याहिरेदानवींयोनिमित्येवंदारुणंवचः ॥ ८१ ॥ तंगच्छंतंशपंतंचरुदंतंमांप्रणम्यच ॥ वारयामासतु ष्टासारुदतीकृपयापुनः ॥ ८२ ॥ हेवत्सतिष्ठमागच्छक्कयासीतिपुनःपुनः ॥ समुच्चार्यचतत्पश्चाज्जगामसाचविक्लवम् ॥ ८३ ॥ गोप्यश्चरुरु दुःसर्वागोपाश्चाऽपिसुदुःखिताः ॥ तेसर्वेराधिकाचाऽपितत्पश्चाद्बोधितामया ॥ ८४ ॥ आयास्यतिक्षणार्धेनकृत्वाशापस्यपालनम् ॥ सुदा मंस्त्वमिहागच्छेत्युक्त्वासाचनिवारिता ॥ ८५ ॥ गोलोकस्यक्षणार्धेनचैकंमन्वंतरंभवेत् ॥ पृथिव्याजगतांधातरित्येववचनंध्रुवम् ॥ ८६ ॥ इत्येवंशंखचूडश्चपुनस्तत्रैवयास्यति ॥ महाबलिष्टोयोगेशःसर्वमायाविशारदः ॥८७॥ ममशूलंगृहीत्वाचशीघ्रंगच्छतभारतम् ॥ शिवःकरोतु संहारंममशूलेनरक्षसः ॥ ८८ ॥ ममैवकवचंकंठेसर्वमंगलकारकम् ॥ बिभर्त्तिदानवःशश्वत्संसारेविजयीततः ॥८९ ॥ तस्मिन्ब्रह्मन्स्थितेचैवन कोऽपिहिंसितुंक्षमः ॥ तद्याचनांकरिष्यामिविप्ररूपोऽहमेवच ॥९०॥ सतीत्वहानिस्तत्पत्न्यायत्रकालेभविष्यति ॥ तत्रैवकालेतन्मृत्युरिति दत्तोवरस्त्वया ॥ ९१ ॥ तत्पत्न्याश्चोदरेवीर्यमर्पयिष्यामिनिश्चितम् ॥ तत्क्षणेचैवतन्मृत्युर्भविष्यतिनसंशयः ॥ ९२ ॥

न्तर होता है जगत्के धाताने पृथ्वीमें ऐसाही नियम किया है ॥८६ ॥ इस प्रकार यह शंखचूड फिर वहीं आवेगा वह महाबलिष्ठ योगेश सब मायाका पंडित है ॥ ८७ ॥ यह तुम हमारा शूल ग्रहण कर शीघ्र भारतमें जाओ इस मेरे शूलसे शिवजी उस दानवका संहार करैगे ॥८८॥ और वह दानव कंठमें मेराही सर्व मंगलकारक कवच धारण करता है इसकारण संसारमें विजयी होरहा है ॥८९॥ हे ब्रह्मन् ! जबतक उसके पास वह कवच है तबतक उसको कोई नहीं मार सकता ब्राह्मणका रूप धारणकर उसको मै मांगलूंगा॥९०॥जिस समय उसकी स्त्रीके सतीत्वकी हानि होगी उसी समय उसकी मृत्यु होगी यह वर तुमनेही दिया है॥ ९१॥ सो मैं उसकी पत्नीसे निश्चित संगम करूंगा. उसी समय उसकी मृत्यु होगी इसमे सन्देह नहीं [ जगन्निवास हरिके प्रत्यक्ष संभोगसे उनमें दोष नहीं है कारण कि,वह

शिर झुकाये सब कोई स्तुति कर रहे ॥६६॥ इसप्रकार परिपूर्णतम प्रभुको देखकर सब ब्रह्मादिक प्रणाम कर स्तुति करनेलगे ॥६७॥ उनके सर्वांग पुलकित हो
गये आँखोंमें जलभर गद्गद कंठ हो परमभक्तिसे भयभीत हुए शिर झुकाये रहे ॥६८॥ तब जगत्के विधाताने हाथ जोडकर विनयपूर्वक हरिसे सब वृत्तान्त कहा
॥६९॥ सर्वज्ञ सर्वभावज्ञाता हरि उन सबके वचन सुन हँसकर ब्रह्मासे रहस्य कहने लगे॥७०॥ श्रीभगवान् बोले हे ब्रह्माजी मैं शंखचूडका सब रहस्य जानता
हूं वह पहले मेरा भक्त महातेजस्वी गोप रहा है ॥७१॥ उसके वृत्तान्तका पुरातन इतिहास सुनो. गोलोकका चरित पापनाशक पुण्यकारी है॥७२॥ सुदामानाम
गोप मेरा श्रेष्ठ पार्षद था उसनेही राधाके दारुण शापसे दानवी योनि पाई है॥७३॥एक समयमें अपने स्थानसे रासमंडलमें गया और अपनी प्राणाधिक प्रिया विरजा

एवंविशिष्टंतंदृष्ट्वापरिपूर्णतमंप्रभुम् ॥ ब्रह्मादयःसुराः सर्वेप्रणम्यतुष्टुवुस्तदा ॥ ६७ ॥ पुलकांचितसर्वांगाःसाश्रुनेत्राश्चगद्गदाः ॥ भक्त्या
श्चपरयाभक्त्याभीतानम्रात्मकंधराः ॥ ६८॥ कृतांजलिपुटोभूत्वाविधाताजगतामपि ॥ वृत्तांतंकथयामासविनयेनहरेःपुरः ॥ ६९ ॥ हरिस्त
द्वचनंश्रुत्वासर्वज्ञःसर्वभाववित् ॥ प्रहस्योवाचब्रह्माणंरहस्यंचमनोहरम् ॥ ७० ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ शंखचूडस्यवृत्तांतंसर्वंजानामिपद्मज ॥
मद्भक्तस्यचगोपस्यमहातेजस्विनःपुरा ॥ ७१ ॥ शृणुतत्सर्ववृत्तांतमितिहासंपुरातनम् ॥ गोलोकस्यैवचरितंपापघ्नंपुण्यकारकम् ॥ ७२ ॥ सु
दामानामगोपश्चपार्षदप्रवरोमम॥सप्रापदानवींयोनिंराधाशापात्सुदारुणात्॥७३॥तत्रैकदाऽहमगमंस्वालयाद्रासमंडलम् ॥विरजामपिनीत्वा
चममप्राणाधिकापरा॥७४॥सामांविरजयासार्धंविज्ञायकिंकरीमुखात् ॥ पश्चात्क्रुद्धासाजगामनददर्शचतत्रमाम् ॥ ७५ ॥विरजांचनदीरूपांमां
ज्ञात्वाचतिरोहितम्॥ पुनर्जगामसादृष्ट्वास्वालयंसखिभिःसह॥७६॥मांदृष्ट्वामंदिरेदेवीसुदाम्नासहितंपुरा॥भृशंसाभर्त्सयामासमौनीभूतंचसुस्थि
रम् ॥ ७७ ॥ तच्छ्रुत्वाऽसहमानश्चसुदामातांचुकोपह ॥ सचतांभर्त्सयामासकोपेनममसन्निधौ ॥ ७८ ॥ तच्छ्रुत्वाकोपयुक्तासारक्तपंकजलो
चना ॥ बहिष्कर्तुंचकाराऽऽज्ञांसंत्रस्तंममसंसदि ॥७९ ॥ सखीलक्षंसमुत्तस्थौदुर्वारंतेजसोल्वणम्॥बहिश्चकारतंतूर्णंजल्पंतंचपुनःपुनः॥८०॥

गोपी भी संग थी ॥७४॥ उस समय राधा किंकरीके मुखसे विरजाके संग मुझे सुनकर देखनेको क्रोध किये आई परन्तु मुझे वहां न देखा॥७५॥ विरजाको
नदीरूप और मुझे अन्तर्धान जानकर तब वह फिर सखियोंके सहित अपने स्थानको गई ॥७६॥ तब वह देवी सुदामाके सहित मुझे मन्दिरमें देखकर मौन हुए
मेरी क्रोधसे भर्त्सना करने लगी ॥७७॥ यह सुनकर इस बातको न सहकर सुदामाको क्रोध हुआ और मेरे समीपही उसने क्रोधसे राधाको घुडका ॥७८॥यह
सुन्तेही राधा क्रोधसे लाल नेत्र कर उसे मेरी सभामेसे बाहर जानेकी आज्ञा दी॥७९॥ तब आज्ञा पातेही सहस्रों सखियाँ उठ खडी हुई और निवारण करनेके

जो नये चन्द्रके मण्डलकी समान चौकोन मनोहर मणीन्द्रहारसे बनी हीरोंके सारसे शोभित ॥ ५४ ॥ अमूल्य रत्नोंसे खचित स्वेच्छासे हरिकी बनाई माणिक्य मालाके जालकी आभावाली मुक्ता पंक्तिसे विभूषित ॥ ५५ ॥ मण्डलाकार कोटिरत्नोके दर्पणोसे मंडित विचित्र चित्ररेखा और अनेक चित्रोसे विचित्रित ॥ ५६ ॥ पद्मरागमणियोसे रचित रुचिर मणियोके कमलोसे संयुक्त तथा स्यमन्तकमणिनिर्मित सैंकडो सोपानोसे शोभित ॥ ५७ ॥ रेशमकी ग्रंथि लगे सुन्दर चन्दनके पत्ते जो इन्द्रनीलमणिके स्तंभोमें लिपट रहे थे जिससे बडी मनोहर थी ॥ ५८ ॥ उन्हीं रत्नोके पूर्णकुम्भोके समूहोसे युक्त तथा पारिजातके फूलोंकी बनी सैंकडों मालाओंसे विराजित ॥ ५९ ॥ कस्तूरी, कुंकुम, महावर, सुगंधितद्रव्य चन्दनवृक्षोसे सर्वत्र संस्कार कीहुई और गंधवायुसे सुगंधित

नवेंदुमंडलाकारांचतुरस्रांमनोहराम् ॥ मणींद्रहारनिर्माणांहीरासारसुशोभिताम् ॥५४॥ अमूल्यरत्नखचितांरचितांस्वेच्छयाहरेः ॥ माणिक्यमालाजालाभांमुक्तापंक्तिविभूपिताम्॥५५॥मंडितांमंडलाकारैरत्नदर्पणकोटिभिः॥विचित्रैश्चित्ररेखाभिर्नानाचित्रविचित्रिताम् ॥५६॥ पद्मरागेंद्ररचितांरुचिरांमणिपंकजैः॥सोपानशतकैर्युक्तांस्यमंतकविनिर्मितैः॥५७॥पट्टसूत्रग्रंथियुक्तैश्चारुचंदनपल्लवैः ॥इंद्रनीलस्तंभवर्यैर्वेष्टितांसुमनोहराम्॥५८॥तद्रत्नपूर्णकुंभानांसमूहैश्चसमन्विताम् ॥ पारिजातप्रसूनानांमालाजालैर्विराजिताम्॥५९॥कस्तूरीकुंकुमारक्तैःसुगंधिचंदनद्रुमैः॥सुसंस्कृतांतुसर्वत्रवासितांगंधवायुना ॥ ६० ॥ विद्याधरीसमूहानांनृत्यजालैर्विराजिताम् ॥ सहस्रयोजनायामांपरिपूर्णांचकिंकरैः ॥६१॥ ददर्शश्रीहरिंब्रह्माशंकरश्चसुरैःसह ॥ वसंतंतन्मध्यदेशेयथेंदुंतारकावृतम् ॥६२॥ अमूल्यरत्ननिर्माणचित्रसिंहासनेस्थितम्॥किरीटिनंकुंडलिनंवनमालाविभूषितम् ॥६३॥ चंदनोक्षितसर्वांगंबिभ्रतंकेलिपंकजम् ॥ पुरतो नृत्यगीतंचपश्यंतंसस्मितंमुदा ॥६४॥ शांतंसरस्वतीकांतंलक्ष्मीधृतपदांबुजम्॥लक्ष्म्याप्रदत्ततांबूलंभुक्तवंतंसुवासितम्॥६५॥गंगयापरयाभक्त्यासेवितंश्वेतचामरैः॥सर्वैश्चस्तूयमानंचभक्तिनम्रात्मकंधरैः ६६

होरही ॥ ६० ॥ विद्याधरियोंके समूह नृत्य कर रहे सहस्रयोजनके विस्तारमें किंकरोसे व्याप्त ॥ ६१ ॥ इसप्रकार ब्रह्मा और शिवजीने सभामे हरिभगवान्का दर्शन किया जो उनके मध्य तारोमे चन्द्रमाके समान शोभित थे ॥ ६२॥ जो अमूल्य रत्नोके बने विचित्र सिंहासनपर स्थित थे किरीट कुण्डल और वनमालासे भूपित ॥ ६३ ॥ सर्वांगमे चन्दन लगाये लीला कमल हाथमें लिये आगे हँसते हुए नृत्य गीतका अवलोकन करते ॥ ६४ ॥ शान्त लक्ष्मी और सरस्वती जिनके चरणोका स्पर्श कर रही लक्ष्मीके दिये सुगंधित ताम्बूलको चाबतेहुए ॥ ६५ ॥ परमभक्तिसे गंगा श्वेतचमर कर रही और भक्तिसे

पुष्पचन्दनोंकी शय्या पुंस्कोकिलाओंके शब्द पुष्पचन्दनसे संयुक्त पुष्पचन्दनकी वायुसे सेवित॥ ३९॥ इसप्रकार उस कामुकी रामाके संग वह कामुक रमण करने
लगा दानवेन्द्र और तुलसी कोई भी तृप्त नहीं हुए ॥ ४० ॥ अग्निमें पडे घीकी समान दोनोंका काम बढने लगा, तब दानवराज उसके सहित अपने आश्रममे
आया ॥ ४१ ॥ फिर रम्य क्रीडागृहमें जाकर वारवार विहार करने लगा. इस प्रकार प्रतापी शंखचूडने राज्य भोगा ॥ ४२ ॥ एक मन्वन्तरपर्यंत वह राज
राजेश्वर रहा. देव असुर दानवोंको॥ ४३॥तथा गन्धर्व, किन्नर, राक्षसोंको शान्तिमें रक्खा परन्तु देवता अधिकार हरजानेसे भिक्षुककी समान विचरतेथे ॥ ४४॥
वे सब बडे दुःखी हो ब्रह्माकी सभामें गये और वारंवार अपना वृत्तान्त कहकर रोये ॥ ४५॥ तब ब्रह्मा देवताओंके साथ शंकरके स्थानमें गये और विधाताने

पुष्पचंदनतल्पेपुंस्कोकिलरुतश्रुते ॥ पुष्पचंदनसंयुक्तःपुष्पचंदनवायुना॥ ३९ ॥ कामुक्याकामुकःकामात्सरेमेरामयासह ॥ नहितृप्तोदा
नवेंद्रस्तृप्तिंनैवजगामसा ॥ ४० ॥ हविपाकृष्णवर्त्मेवववृधेमदनस्तयोः ॥ तयासहसमागत्यस्वाश्रमंदानवस्ततः ॥ ४१ ॥रम्यंक्रीडालयं
गत्वाविजहारपुनःपुनः ॥ एवंसबुभुजेराज्यंशंखचूडःप्रतापवान् ॥ ४२ ॥ एकमन्वंतरंपूर्णंराजराजेश्वरोमहान् ॥ देवानामसुराणांचदानवा
नांचसंततम् ॥ ४३ ॥ गंधर्वाणांकिन्नराणांराक्षसानांचशांतिदः ॥ हृताधिकारादेवाश्चचरंतिभिक्षुकायथा ॥ ४४ ॥ तेसर्वेऽतिविपण्णाश्चप्रज
ग्मुर्ब्रह्मणःसभाम् ॥ वृत्तांतंकथयामासूरुरुदुश्चभृशंमुहुः ॥ ४५ ॥ तदाब्रह्मासुरैःसार्धंजगामशंकरालयम् ॥ सर्वंशंकथयामासविधाताचंद्रशे
खरम् ॥ ४६ ॥ ब्रह्माशिवश्चतैः सार्धंवैकुंठंचजगामह ॥ दुर्लभंपरमंधामजरामृत्युहरंपरम् ॥ ४७ ॥ संप्रापचवरंद्वारमाश्रमाणांहरेरहो ॥
ददर्शद्वारपालांश्चरत्नसिंहासनस्थितान् ॥ ४८ ॥ शोभितान्पीतवस्त्रैश्चरत्नभूपणभूपितान् ॥ वनमालान्वितान्सर्वाञ्श्यामसुंदरविग्रहान् ॥
॥ ४९ ॥ शंखचक्रगदापद्मधरांश्चैवचतुर्भुजान् ॥ सस्मितान्स्मेरवक्रास्यान्पद्मनेत्रान्मनोहरान् ॥ ५० ॥ ब्रह्मातान्कथयामासवृत्तांतंगमनार्थ
कम् ॥ तेऽनुज्ञांचदद्युस्तस्मैप्रविवेशतदाज्ञया ॥ ५१ ॥ एवंपोडशद्वाराणिनिरीक्ष्यकमलोद्भवः ॥ देवैःसार्धंतानतीत्यप्रविवेशहरेःसभाम् ॥
॥ ५२ ॥ देवर्षिभिःपरिवृतांपार्षदैश्चचतुर्भुजैः ॥ नारायणस्वरूपैश्चसर्वैःकौस्तुभभूषितैः ॥ ५३ ॥

चन्द्रशेखर विश्वेशसे सब वर्णन किया ॥ ४६॥ तब देवताओंके साथ ब्रह्मा और भगवान् शंभु वैकुंठको गये जो परमधाम बडा दुर्लभ जरामृत्युका हरनेवाला
है ॥ ४७ ॥ उन हरिके स्थानके द्वारमें प्राप्तहुए वहां रत्नसिंहासनोंपर स्थित द्वारपालोंको देखा ॥ ४८॥ जो पीतवस्त्रोंमे शोभित और रत्नभूपणोंसे भूषित थे,
सब वनमाला पहरे श्याम सुन्दर शरीर ॥ ४९॥ चार भुजा, शंख, चक्र, गदा, पद्म, धारण किये कमलमुख मुसकुराते हुए कमललोचन मनोहर हैं ॥ ५०॥
तब ब्रह्माने उनसे अपने आनेका वृत्तान्त कहा तब उनकी आज्ञासे ब्रह्माजी आदि भीतर गये ॥ ५१ ॥ इसप्रकार ब्रह्माजी सोलह द्वार देखतेहुए देवताओंके
साथ हरिकी सभामें प्रविष्ट हुए॥ ५२॥जो सभा देवर्षि तथा चतुर्भुजी पार्षदोंसे परिवृत थी सब नारायणस्वरूप और कौस्तुभ धारण कियेथे ॥ ५३ ॥

(बाजूबंद) और चन्द्रपत्नी रोहिणीके लाये कुंडल दिये ॥ २४ ॥ अँगूठी आदि रत्न और रतिके भूपण तथा विश्वकर्माका दियाहुआ शंख ॥ २५ ॥ विचित्र पद्मरागमणिकी बनी शय्या तथा भूपण आदि देकर राजाने हास किया ॥ २६ ॥ और उसके कबरीभारमे मंगलके भूषण बांधे और सुचित्र चंदन वल्लीरूप पत्र इसके गंडस्थलमे किये ॥ २७ ॥ तीन कर्पूरकी लेखा सुगंधित चंदन आर सब ओर विचित्र कुंकुमकी बिन्दु लगाई ॥ २८ ॥ प्रज्वलित दीपकके समान सिंदूरका तिलक किया. उसके दोनों पदकमल जो स्थल पद्मको लज्जित करते थे ॥ २९ ॥ वहां नखरेखाओंमे महावरसे चित्रित किया. फिर वह रँगाहुआ पद अपनी छातीमें रखकर॥ ३० ॥हे देवी ! मै तेरा दास हूं इसप्रकार वारंवार उच्चारण कर रत्नभूपित हाथसे उसे अपने वक्षस्थलमें कर॥ ३१॥ तपोवनको छोडकर

अंगुलीयकरत्नानिरत्याश्चकरभूपणम् ॥ शंखंचरुचिरंचित्रंयद्दत्तंविश्वकर्मणा ॥ २५ ॥ विचित्रपद्मकश्रेणींशय्यांचाऽपिसुदुर्लभाम् ॥
भूषणानिचदत्त्वाचभूपोहासंचकारह ॥ २६ ॥ निर्ममेकबरीभारेतस्यामांगल्यभूपणम् ॥ सुचित्रंपत्रकंगंडमंडलेऽस्याःसमंतथा ॥ २७ ॥
चंद्रलेखात्रिभिर्युक्तंचंदनेनसुगंधिना ॥ परीतंपरितश्चित्रंसार्धंकुंकुमबिंदुभिः ॥ २८ ॥ ज्वलत्प्रदीपाकारंचसिंदूरतिलकंददौ ॥ तत्पादपद्मयुग्मु
लेस्थलपद्मविनिंदिते ॥ २९ ॥ चित्रालक्तकरागंचनखरेषुददौमुदा ॥ स्ववक्षसिमुहुर्न्यस्यसरागंचरणांबुजम् ॥ ३० ॥ हेदेवितवदासोऽहमित्यु
च्चार्यपुनःपुनः ॥ रत्नभूषितहस्तेनतांचकृत्वास्ववक्षसि ॥३१॥ तपोवनंपरित्यज्यराजास्थानांतरंययौ ॥ मलयेदेवनिलयेशैलेशैलेतपोवने॥
॥ ३२ ॥ स्थानेस्थानेऽतिरम्येचपुष्पोद्यानेचनिर्जने ॥ कंदरेकंदरेसिंधुतीरेचैवातिसुंदरे ॥ ३३ ॥ पुष्पभद्रानदीतीरेनीरवातमनोहरे ॥ पुलि
नेपुलिनेदिव्येनद्यांनद्यांनदेनदे ॥ ३४ ॥ मधौमधुकराणांचमधुरध्वनिनादिते ॥ विस्पंदनेसुरसनेनंदनेगंधमादने ॥ ३५ ॥ देवोद्यानेनंदनेच
चित्रचंदनकानने ॥ चंपकानांकेतकीनांमाधवीनांचमाधवे ॥३६ ॥ कुंदानांमालतीनांचकुमुदांभोजकानने ॥ कल्पवृक्षेकल्पवृक्षेपारीजातवने
वने ॥ ३७ ॥ निर्जनेकांचनेस्थानेधन्ये कांचनपर्वते ॥ कांचीवनेकिंजलकेकंचुकेकांचनाकरे ॥ ३८ ॥

राज्यकेस्थानान्तरमे आया. मलयाचल, देवस्थान, तपोवन प्रत्येक पर्वतमें॥ ३२॥ अतिरमणीय स्थान स्थान तथा निर्जन पुष्पोद्यान प्रति कन्दरा समुद्रके तट॥ ३३॥ पुष्पभद्रा नदीके किनारे जहां मनोहर जलमिश्रित पवन चलती है दिव्य पुलिन पुलिन नदी नदी नद नद मे ॥ ३४ ॥ मधुके कारण मधुकरोंकी दिव्यध्वनिसे शब्दायमान विस्पन्दन वन सुरसन वन नंदन गंधमादन॥ ३५॥ देवोद्यान नंदन चित्रचन्दन काननमे चम्पक केतकी वसन्तमें वासन्ती लताओके वनमे ॥ ३६॥ कुमुद मालती कुमुदाम्भोजवन प्रति कल्पवृक्ष पारिजातके वन वनमें॥ ३७॥ निर्जन कांचन स्थान धन्यकांचन पर्वत कांचीवन किंजल्क कंचुक कांचनाकर॥ ३८॥

उन सुरवचतुरोकी सुरतसे विरति न हुई अपनी अनेक लीलाओसे सतीने स्वामीका मन हर लिया ॥ १० ॥ और उस रसभावके ज्ञाताने भी अपनी प्रियाका मन हरलिया परस्पर शरीरसंघर्षणसे राजाने उनकी छातीका और मस्तकका तिलक हरलिया ॥ ११ ॥ उसने उस प्रियाका सिन्दूर और बिन्दी हरण की उसने उसके वक्षस्थल और उरोजोमें प्रसन्नतासे नखरेखा की ॥ १२ ॥ और प्रियाने उसके वामपार्श्वमे करभूषणकी रेखा की राजाने उसके होठोंमे दंतदंशन किया ॥ १३ ॥ उसने उसके दोनों कपोलोंमे चौगुना दन्तचिह्न किया, आलिंगन चुंबन जंघादिमर्दन ॥ १४ ॥ इसप्रकार वे दोनो परस्पर क्रीडा करनेलगे, सुरतके विरत होनेमे वे दोनो परस्पर उठकर ॥ १५ ॥ मन वांछित वेप करते हुए उसने चन्दन और रक्तकुंकुमसे उसका तिलक किया ॥ १६ ॥ और सर्वांगमें

सुरतेविरतिर्नास्तितयोःसुरतिविज्ञयोः॥ जहारमानसंभर्तुर्लीलयालीलयासती ॥ १० ॥ चेतनांरसिकायाश्चजहाररसभाववित् ॥ वक्षसश्चंदनंराज्ञस्तिलकंविजहारसा ॥ ११ ॥ सचजहारतस्याश्चसिंदूरंबिंदुपत्रकम् ॥ सतद्वक्षस्युरोजेचनखरेखांददौमुदा ॥ १२ ॥ सादृदौतद्वामपार्श्वेकरभूषणलक्षणम् ॥ राजातदोष्ठपुटकेददौरदनदंशनम् ॥ १३ ॥ तद्गंडयुगलेसाचप्रददौतच्चतुर्गुणम् ॥ आलिंगनंचुंबनंचजंघादिमर्दनंतथा ॥ १४ ॥ एवंपरस्परंक्रीडांचक्रतुस्तौविजानतौ ॥ सुरतेविरतेतौचसमुत्थायपरस्परम् ॥ १५ ॥ सुवेषंचक्रतुस्तत्रयद्यन्मनसिवांछितम् ॥ चंदनैःकुंकुमारक्तैःसातस्यतिलकंददौ॥१६॥ सर्वांगेसुंदरेरम्येचकारचाऽनुलेपनम् ॥ सुवासंचैवतांबूलंवह्निशुद्धेचवाससी ॥ १७ ॥ पारिजातस्यकुसुमंजरारोगहरंपरम् ॥ अमूल्यरत्ननिर्माणमंगुलीयकमुत्तमम् ॥ १८ ॥ सुंदरंचमणिवरंत्रिषुलोकेषुदुर्लभम् ॥ दासीतवाऽहमित्येवंसमुच्चार्यपुनःपुनः ॥ १९ ॥ ननामपरयाभक्त्यास्वामिनंगुणशालिनम् ॥ सस्मितातन्मुखांभोजंलोचनाभ्यांपुनःपुनः ॥२०॥ निमेषरहिताभ्यांचाऽप्यपश्यत्कामसुंदरम् ॥ सचतांचसमाकृष्यचकारवक्षसिप्रियाम् ॥ २१ ॥ सस्मितंवाससाच्छन्नंददर्शमुखपंकजम् ॥ चुचुंबकठिनेगंडेबिंबोष्ठौपुनरेवच ॥ २२ ॥ ददौतस्यैवस्त्रयुग्मंवरुणादाहृतंचयत् ॥ तदाहृतांरत्नमालांत्रिषुलोकेषुदुर्लभाम् ॥ २३ ॥ ददौमंजीरयुग्मंचस्वाहायाआहृतंचयत् ॥ केयूरयुग्मंछायायारोहिण्याश्चैवकुंडलम् ॥ २४ ॥

सुन्दर अनुलेपन किया सुवासित ताम्बूल और अग्निमे शुद्ध वस्त्र दिये ॥ १७ ॥ पारिजातके फूल जरारोगके हरनेवाले तथा अमूल्य रत्नोंसे जडी अँगूठी ॥ १८ ॥ तथा त्रिलोकीमे श्रेष्ठ सुन्दर मणियें मै तुम्हारी दासी हो इस प्रकार वारंवार कह पहराई ॥ १९ ॥ और परमभक्तिसे अपने गुणशाली स्वामीको प्रणाम किया और हँसकर उसके मुखको वारंवार अपने नेत्रोसे ॥ २० ॥ निमेपरहित हो सुन्दर ताकी खान देखने लगी, तब शंखचूडने उसे खैंचकर हृदयसे लगाया ॥ २१ ॥ और घूँघटमें उसका हास्ययुक्त मुखकमल देखनेलगा फिर भी उसके कपोल और बिम्बोष्ठोको चुम्बन किया ॥ २२ ॥ और वरुणके लाये दो वस्त्र उनको दिये और उसीकी लाई त्रिलोकीमे दुर्लभ रत्नमाला दी ॥ २३ ॥ स्वाहाद्वारा अग्निसे लाये दो मंजीर नूपुर दिये सूर्यपत्नी छायाके लाये केयूर

धर्मकी मूर्तिके समान ॥ ९८ ॥ शंखचूडकी सौभाग्यशालिनी प्रियतमा पत्नी होओ. तुम रूपवान् शंखचूडके संग कुछ कालतक ॥ ९९ ॥ अनेक स्थानोंमें इच्छानुसार विहार करो इसके पीछे जब शंखचूड देहत्याग करेगा, तब तुम गोलोकमें द्विभुज श्रीकृष्ण और वैकुण्ठमे चतुर्भुज श्रीकृष्णके सहित महासुखसे अनायास विहार करसकोगी ॥ १००॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायाम् अष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ नारदजी बोले यह आपने बड़ा विचित्र आख्यान कहा जिसके सुननेसे किसीप्रकार मेरी तृप्ति नहीं होती है ॥ १ ॥ इसके उपरान्त जो हुआ सो हे महामते । आप कहिये. नारायण बोले इस प्रकार ब्रह्मा आशिष दे अपने स्थानको गये ॥ २ ॥ दानवने गंधर्वविवाहसे उसको ग्रहण किया. उस समय स्वर्गमें दुंदुभी बजीं और पुष्पवर्षा हुई ॥ ३ ॥ तब

सौभाग्यासुप्रियात्वंचशंखचूडेतथाभव ॥ अनेनसार्धंसुचिरंसुंदरेणचसुंदरि ॥ ९९ ॥ स्थानेस्थानेविहारंचयथेच्छंकुरुसंततम् ॥ पश्चात्प्राप्स्यसिगोलोकेश्रीकृष्णंपुनरेवच ॥ १०० ॥ चतुर्भुजंचवैकुंठेशंखचूडेमृतेसति ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेऽष्टादशोऽध्यायः ॥ ॥ १८ ॥ नारदउवाच ॥ विचित्रमिदमाख्यानंभवतासमुदाहृतम् ॥ श्रुतेनयेनमेतृप्तिर्नकदाऽपिहिजायते ॥ १ ॥ ततःपरंतुयज्जातंतत्त्वंवद महामते ॥ नारायणउवाच ॥इत्येवमाशिषंदत्त्वास्वालयंचययौविधिः ॥ २ ॥ गांधर्वेणविवाहेनजगृहेतांचदानवः ॥ स्वर्गेदुंदुभिवाद्यंचपुष्पवृष्टिर्बभूवह ॥ ३ ॥ सरेमेरामयासार्धंवासगेहेमनोरमे॥मूर्च्छांसाप्रापतुलसीनवसंगमसंगता ॥ ४ ॥ निमग्नानिर्जलेसाध्वीसंभोगसुखसागरे ॥ चतुःषष्टिकलामानंचतुःषष्टिविधंसुखम् ॥ ५ ॥ कामशास्त्रेयन्निरुक्तंरसिकानांयथेप्सितम् ॥ अंगप्रत्यंगसंश्लेषपूर्वकंस्त्रीमनोहरम् ॥ ६ ॥ तत्सर्वंरसशृंगारंचकाररसिकेश्वरः ॥ अतीवरम्यदेशेचसर्वजंतुविवर्जिते ॥ ७ ॥ पुष्पचंदनतल्पेचपुष्पचंदनवायुना ॥ पुष्पोद्यानेनदीतीरेपुष्पचंदनचर्चिते ॥ ८ ॥ गृहीत्वारसिकोरासेपुष्पचंदनचर्चिताम् ॥ भूषितोभूषणेनैवरत्नभूषणभूषिताम् ॥ ९ ॥

वह अपने घरमें उसके साथ रमण करनेलगा और नवसंगमसे संगत होनेके कारण तुलसी मूर्च्छित होगई ॥ ४ ॥ और वह साध्वी संभोगरूपी सुखसागरमें बिना जलकेही निमग्न होगई. चौंसठ शृंगारकी कलाओंसे युक्त जो चौसठ प्रकारका सुख है ॥ ५ ॥ जो कामशास्त्रमे रसिकोंके निमित्त कहा जो अंग प्रत्यंगके श्लेषसे स्त्रीजनोंको मनोहर है ॥ ६ ॥ वह सब शृंगाररस उस रसिकेश्वरने किया, अतीव मनोहर जन्तु और हितस्थानमें ॥ ७ ॥ पुष्पचन्दनकी शय्यामें पुष्पचन्दनकी सुगन्धिद्वारा पुष्पचन्दनसे चर्चित फलोंके उद्यान और नदियोंके किनारे ॥ ८ ॥ रासमे उस पुष्पचन्दनसे चर्चिताको ग्रहण कर रत्न और भूषणोंसे भूषित ॥९॥

बेचता है, उसको कुम्भीपाक नरकमे गिरना पडता है ॥८५॥८६॥ वह पातकी उस नरकमें वास करके उस कन्याका मूत्र और मल भक्षण करके काल व्यतीत करता है वह चौदह इन्द्रोके समयपर्यन्त कृमि और काकोंके द्वारा दंशित होता है॥इससे भी उसका निस्तार नहीं होता इस नरकके भोगनेपर फिर उसको व्याधि ग्रसित होकर मनुष्य लोकमें जन्म ग्रहणकरना पडता है. उस मनुष्यजन्ममे मांसविक्रय और मांसभार वहन करके जीविका ( निर्वाह ) करनी पडती है ॥८७॥ ॥ ८८ ॥ हे तपोधन ! जब तुलसी इस प्रकार कहकर मौन अर्थात् चुप होगई, तब ब्रह्माजीने वहां प्रगट होकर शंखचूडसे कहा हे शंखचूड ! तुम क्यो वृथा तुलसीके संग कथोपकथनमें काल व्यतीत करते हो ॥ ८९ ॥ शीघ्र गांधर्व विवाहमे इसको ग्रहण करो तुम जैसे पुरुषरत्न हो, तुलसी भी वैसीही स्त्रीरत्न है

यःकन्यापालनंकृत्वाकरोतियदिविक्रयम् ॥ विक्रेताधनलोभेनकुंभीपाकंसगच्छति ॥ ८६ ॥ कन्यामूत्रंपुरीषंचतत्रभक्षतिपातकी ॥ कृमिभिर्दंशितःकाकैर्यावदिंद्राश्चतुर्दश ॥ ८७ ॥ तदंतेव्याधिसंयुक्तःसलभेज्जन्मनिश्चितम् ॥ विक्रीणातिमांसभारंवहत्येवदिवानिशम् ॥ ८८ ॥ इत्येवमुक्त्वातुलसीविररामतपोनिधे ॥ ब्रह्मोवाच ॥ किंकरोपिशंखचूडसंवादमनयासह ॥ ८९ ॥ गांधर्वेणविवाहेनत्वंचाऽस्याग्रहणंकुरु ॥ पुरुषेष्वसिरत्नंत्वंस्त्रीषुरत्नंत्वियंसती ॥९० ॥ विदग्धायाविदग्धेनसंगमोगुणवान्भवेत् ॥ निर्विरोधसुखंराजन्कोवात्यजतिदुर्लभम् ॥ ९१ ॥ योऽविरोधसुखत्यागीसपशुर्नाऽत्रसंशयः ॥ किंपरीक्षसित्वंकांतमीदृशंगुणिनंसति ॥९२॥ देवानामसुराणां चदानवानांविमर्दकम् ॥ यथालक्ष्मीश्चलक्ष्मीशेयथाकृष्णेचराधिका ॥९३॥यथामयिचसावित्रीभवानीचभवेयथा ॥ यथाधरावराहेचदक्षिणाचयथाऽध्वरे ॥९४ ॥ यथाऽत्रेरनसूयाचदमयंतीयथानले ॥ रोहिणीचयथाचंद्रेयथाकामेरतिःसती ॥ ९५ ॥ यथादितिःकश्यपेचवसिष्ठेरुंधतीसखी ॥ यथाऽहल्यागौतमेचदेवहूतिश्चकर्दमे ॥९६॥ यथाबृहस्पतौताराशतरूपामनौयथा ॥ यथाचदक्षिणायज्ञेयथास्वाहाहुताशने ॥ ९७ ॥ यथाशचीमहेंद्रेचयथापुष्टिर्गणेश्वरे ॥ देवसेनायथास्कंदेधर्मेमूर्तिर्यथासती ॥ ९८ ॥

॥९०॥ रसिकाके संग रसिकका समागम अतीव सुखकर होता है. हे राजन्! अनायास प्राप्त दुर्लभ सुखको कौन पुरुष छोडनेकी इच्छा करता है ॥ ९१॥ जो पुरुष उसको त्याग करता है, इस जगत्में उसकी समान पशु दूसरा कोई नही है. हे तुलसी ! तुमभी किसलिये ऐसे॥९२॥देवासुर दानव विमर्दनकारी गुणवान् पुरुषकी परीक्षा करती हो. हे वत्से! तुम,नारायणकी लक्ष्मी,कृष्णकी राधिका॥९३॥मेरी सावित्री, भव ( शिव ) की भवानी, वराहकी धरा, यज्ञकी दक्षिणा॥ ॥ ९४ ॥ अत्रिकी अनसूया, नलकी दमयन्ती, चन्द्रकी रोहिणी, कन्दर्पकी रति॥९५॥कश्यपकी अदिति,वशिष्ठजीकी अरुन्धती, गौतमकी अहल्या, कर्दमकी देवहूति ॥ ९६ ॥ बृहस्पतिकी तारा, मनुकी शतरूपा, हुताशनकी स्वाहा, यज्ञकी दक्षिणा ॥ ९७ ॥ देवेन्द्रकी शची, गणेश्वरकी पुष्टि, स्कन्दकी देवसेना और

तुलसी बोली जगत्में ऐसे पुरुषही यशस्वी होते हैं और स्त्रियें ऐसे कांतकीही सदा अभिलाषा करती हैं ॥ ७४ ॥ वास्तवमें इससमय तुम्हारे द्वारा विचारसे परास्त हुई. जो पुरुष स्त्रीजित है, वह अत्यन्त अशुचि और समाजनिन्दित है ॥ ७५ ॥ स्त्रीजित मनुष्यको पितृलोक देवलोक और गंधर्वगण पर्यन्त त्याज्यज्ञान करते है यही नहीं बरन, पिता, माता, भ्राता पर्यन्त मनहीमनमे उससे अत्यन्त घृणा करते हैं ॥ ७६ ॥ वेदमें कहा है कि, जननाशौच और मरणाशौच होनेपर ब्राह्मण दशवें, क्षत्रिय बारह दिनमे ॥७७॥ वैश्य पंद्रह दिनमे और हीनजाति शूद्रभी एक महीनेमें शुद्धिलाभ करता है. किन्तु स्त्रीजित अशुचि पुरुषका चितानलके अतिरिक्त शुद्धिका उपाय नहीं है ॥ ७८ ॥ पितृ कभी इच्छापूर्वक स्त्रीजित पुरुषका पिंड और तर्पणादि ग्रहण नहीं करते अधिक क्या देव

तुलस्युवाच ॥ एवंविधोबुधोनित्यंविश्वेषुचप्रशंसितः ॥ कांतमेवंविधंकांताशश्वदिच्छतिकामतः ॥७४॥ त्वयाऽहमधुनासत्यंविचारेणपराजिता ॥सनिंदितश्चाऽप्यशुचिर्यःपुमांश्चस्त्रियाजितः ॥७५॥ निंदंतिपितरोदेवाबांधवाःस्त्रीजितंनरम् ॥ स्त्रीजितंमनसामातापिताभ्राताचनिंदति ॥ ॥ ७६॥शुद्धोविप्रोदशाहेनजातकेमृतकेयथा ॥ भूमिपोद्वादशाहेनवैश्यःपंचदशाहतः ॥७७॥ शूद्रोमासेनवेदेषुमातृवद्धीनसंकरः ॥ अशुचिःस्त्रीजितःशुद्धश्चेचितादहनकालतः ॥७८॥ नगृह्णन्तीच्छयातस्यपितरःपिण्डतर्पणम् ॥नगृह्णन्त्येवदेवाश्चतस्यपुष्पजलादिकम् ॥ ७९ ॥ किंवाज्ञानेनतपसाजपहोमप्रपूजनैः ॥ किंविद्ययाचयशसास्त्रीभिर्यस्यमनोहृतम् ॥ ८० ॥ विद्याप्रभावज्ञानार्थंमयात्वंचपरीक्षितः ॥ कृत्वापरीक्षांकांतस्यवृणोतिकामिनीवरम् ॥ ८१ ॥ वरायगुणहीनायवृद्धायाऽज्ञानिनेतथा ॥ दरिद्रायचमूर्खायरोगिणेकुत्सितायच ॥ ८२ ॥ अत्यंतकोपयुक्तायवाऽत्यंतदुर्मुखायच ॥ पंगवेचांगहीनायचांधायबधिरायच ॥ ८३ ॥ जडायचैवमूकायक्लीबतुल्यायपापिने ॥ ब्रह्महत्यांलभेत्सोपि स्वकन्यांप्रददातियः ॥ ८४ ॥ शांतायगुणिनेचैवयूनेचविदुषेऽपिच ॥ साधवेचसुतांदत्त्वादशयज्ञफलंलभेत् ॥ ८५ ॥

ताभी उसका दिया पुष्प और जलांजलि ग्रहण करनेमे संकुचित होते हैं॥७९॥जिनका चित्त स्त्रियोंके अत्यन्त वशीभूत है,उनके विज्ञान, तपस्या,जप,होम,पूजा, विद्या और यशसे कोई फल उदय नहीं होता ॥८० ॥ मैंने तुम्हारा विद्याबल जाननेके लिये तुम्हारी परीक्षा की है. क्योंकि दोषगुणकी परीक्षा करके कान्तको वरण करना स्त्रियोंका अवश्य कर्तव्य है॥८१॥गुणहीन, वृद्ध, अज्ञानान्ध,दरिद्री, मूर्ख, रोगयुक्त, कुत्सिताकार, अत्यन्त कोपनस्वभाव,अत्यन्त दुर्मुख,पंगु,अंगहीन अंध,बधिर (बहरा)॥८२॥८३॥ मूक (गूंगा) जड और क्लीबतुल्य पापीको कन्यादान करनेसे ब्रह्महत्याकी समान फल लाभ होता है ॥८४॥ शान्तस्वभाव गुणवान्, विज्ञान, सच्चरित्र, युवापुरुषको कन्यादान करनेसे दश अश्वमेधयज्ञका फललाभ होता है ॥ यदि कोई कन्या पालन करके धनके लोभसे उस कन्याको

विश्वमें वह प्रशंसनीय नहीं हैं वह पुंश्चली कहकर विख्यात है ॥ ६१ ॥ जो स्त्रियें सत्त्वप्रधाना हैं वह श्रेष्ठ और प्रभासम्पन्न हैं विश्वमें वही उत्तम और साध्वी
कहकर प्रसिद्ध है ॥ ६२ ॥ वास्तवमें वह बात भी मिथ्या नहीं है पण्डितगण भी उनको उत्कृष्ट कहकर गणना करते है जिसप्रकार सत्त्वगुणात्मक अंश है इसी
प्रकार रज और तमोगुणके भेदसे अंश नानाविध हैं ॥६३॥ रजोगुणात्मिका स्त्रियोको मध्यम कहा जाता है वह केवल भोग सुखमे लालच करनेवाली संभोगके
वशीभूत और सदा स्वीय ( अपने ) कार्य साधनमें तत्पर है ॥६४॥ ऐसी स्त्रियें प्रायः कपटी मोहकारिणी और धर्मार्थ कार्यके बहिर्भूत होती हैं इस कारण रजोगुणा
त्मिका स्त्रिये प्रायः असती दोषमें लिप्त होती हैं॥६५॥पण्डितजन ऐसी स्त्रियोको मध्यम कहते है और तमोगुणात्मिका स्त्रियें अधम कहीगई है ॥ ६६ ॥ सद्वंशो
त्पन्न पण्डितगण कभी निर्जनमे वा गुप्तस्थानमें पराईस्त्रीके संग बात चीत नहीं करते ॥ ६७ ॥ किन्तु मैं केवल ब्रह्माकी आज्ञानुसार तुम्हारे निकट आया हूं

सत्त्वप्रधानंयद्रूपंतद्युक्तंचप्रभावतः ॥ तदुत्तमंचविश्वेषुसाध्वीरूपंप्रशंसितम् ॥ ६२ ॥ तद्वास्तवंचविज्ञेयंप्रवदंतिमनीषिणः ॥ रजोरूपंतमो
रूपंकलासुविविधंस्मृतम् ॥ ६३ ॥ मध्यमारजसश्चांशास्तास्तुभोगेषुलोलुपाः ॥ सुखसंभोगवश्याश्चस्वकार्येनिरताःसदा ॥ ६४ ॥ कपटा
मोहकारिण्योधर्मार्थविमुखाःसदा ॥ रजोरूपस्यसाध्वीत्वमतोनैवोपजायते ॥ ६५ ॥ इदंमध्यमरूपंचप्रवदंतिमनीषिणः ॥ तमोरूपंदुर्निवा
र्यमधमंतद्विदुर्बुधाः ॥६६॥ नपृच्छतिकुलेजातःपंडितश्चपरस्त्रियम् ॥ निर्जनेनिर्जलेवाऽपिरहस्यपिपरस्त्रियम् ॥ ६७ ॥ आगच्छामित्वत्समीप
माज्ञयाब्रह्मणोऽधुना ॥ गांधर्वेणविवाहेनत्वांग्रहीष्यामिशोभने॥६८॥अहमेवशंखचूडोदेवविद्रावकारकः ॥ दनुवंश्योविशेषेणसुदामाऽहंहरेः
पुरा ॥६९॥ अहमष्टसुगोपेषुगोपोऽपिपार्षदेषुच ॥ अधुनादानवेंद्रोऽहंराधिकायाश्चशापतः॥७०॥जातिस्मरोऽहंजानामिकृष्णमंत्रप्रभावतः॥
जातिस्मरात्वंतुलसीसंभुक्ताहरिणापुरा ॥ ७१ ॥ त्वमेवराधिकाकोपाज्जातासिभारतेभुवि ॥ त्वांसंभोक्तुमुत्सुकोऽहंनाऽलंराधाभयात्ततः॥७२॥
इत्येवमुक्त्वासपुमान्विरराममहामुने ॥ सस्मितंतुलसीतुष्टाप्रवक्तुमुपचक्रमे ॥ ७३ ॥

हे सुन्दरी ! इस समय गांधर्व विवाहके अनुसार तुम्हारा पाणिग्रहण करूंगा ॥६८॥ मेरा नाम शंखचूड है देवताओंतक भी मुझको देखकर भयसे भाग जाते हैं. मैं
पूर्वकालके समय सुदामा नामक ॥६९ ॥ श्रीहरिका अति प्रियतम सखा था सम्प्रति राधिकाके शापसे दानवकुलमें जन्मग्रहण किया है. मैं श्रीकृष्णका पार्षद
और आठ गोपोमे प्रधान गोप था. इससमय राधिकाके शापप्रभावसे दानवेन्द्र शंखचूड हुआ हूं ॥ ७० ॥ मैंने श्रीकृष्णके अनुग्रहसे और मंत्रके प्रभावसे जाति
स्मर होकर जन्मग्रहण कियाहै तुम भी जातिस्मरा तुलसी हो. पूर्वमें श्रीकृष्णने तुमसे संभोग कियाहै ॥७१॥ तुमने राधिकाके कोपसे भारतमे जन्म ग्रहण किया
है. मै उससमय तुमको भोग करनेके लिये अत्यन्त व्यग्र हुआ था किन्तु राधाके भयसे आशा चारितार्थ नहीं करसका ॥ ७२ ॥ हे मुनिवर ! जब शंखचूड
यह बातें कहकर मौन होगया तब तुलसी आनन्दितमन हो हँसते हँसते उससे कहने लगी ॥ ७३ ॥

रक्ताक्त एवं अति अपवित्र है ॥४८॥ भगवान् विधाताने उनको मायावी पुरुषोंकी माया और मुमुक्षु पुरुषोंको विषरूपा कहकर उत्पन्न किया है॥४९॥ हे वत्स नारद! जब देवी तुलसी शंखचूडसे इसप्रकार कहकर मौन होगई तब वह हास्यवदन उनसे कहने लगा ॥ ५० ॥ शंखचूड बोला हे देवि! तुमने जो कहा वह सर्वथा मिथ्या नहीं है इसमें कुछ मिथ्या और कुछ सत्य है मै इसका स्वरूप कहताहूं सुनो ॥५१॥ विधाताने सर्व विमोहन रमणीमूर्त्तिको द्विधा विभक्त करके उत्पन्न किया है तिनमें एकभाग प्रशंसनीय और एकभाग अप्रशंसनीय है ॥५२॥ लक्ष्मी सरस्वती दुर्गा सावित्री और राधा इत्यादि स्त्रियोंको सृष्टिके मूल कारण रूप में उत्पन्न किया है अतएव यह आदि सृष्टि है ॥५३॥ जो सबस्त्रियें इनके अंशसे उत्पन्न हैं वास्तवमें वह अति प्रशंसनीय कीर्त्तिस्वरूप और मंगलदायक

मायारूपामायिनांचविधिनानिर्मितापुरा ॥ विषरूपामुमुक्षूणामदृश्याऽप्यभिवांछताम् ॥ ४९ ॥ इत्युक्त्वातुलसीतंचविरामचनारद ॥सस्मितःशंखचूडश्चप्रवक्तुमुपचक्रमे ॥ ५० ॥ शंखचूडउवाच ॥ त्वयायत्कथितंदेविनचसर्वमलीककम् ॥ किंचित्सत्यमलीकंचकिंचिन्मत्तोनिशामय ॥५१॥ निर्मितंद्विविधंधात्रास्त्रीरूपंसर्वमोहनम् ॥ कृत्वारूपंवास्तवंच प्रशस्यंचाऽऽप्रशंसितम् ॥५२॥ लक्ष्मीःसरस्वतीदुर्गासावित्रीराधिकादिका ॥ सृष्टिसूत्रस्वरूपाचआद्यासृष्टिर्विनिर्मिता ॥५३॥ एतासामंशरूपंचस्त्रीरूपंवास्तवंस्मृतम् ॥ तत्प्रशस्यंयशोरूपंसर्वमंगलकारकम् ॥ ५४ ॥ शतरूपादेवहूतीस्वधास्वाहाचदक्षिणा ॥ छायावतीरोहिणीचवरुणानीशचीतथा ॥ ५५ ॥ कुबेरस्यचपत्नीयाऽप्यदितिश्च दितिस्तथा ॥ लोपामुद्रानसूयाचकोटिभीतुलसीतथा ॥ ५६ ॥ अहल्याऽरुंधतीमेनातारामंदोदरीतथा ॥ दमयंतीवेदवतीगंगाचमनसातथा ॥ ५७ ॥ पुष्टिस्तुष्टिःस्मृतिर्मेधाकालिकाचवसुंधरा ॥ षष्ठीमंगलचंडीचमूर्तिश्चधर्मकामिनी ॥ ५८ ॥ स्वस्तिश्रद्धाचशांतिश्चकांतिःक्षांतिस्तथापरा ॥ निद्रातंद्राक्षुत्पिपासासंध्यारात्रिदिनानिच ॥ ५९ ॥ संपत्तिर्धृतिकीर्तीचक्रियाशोभाप्रभाशिवा ॥ यत्स्त्रीरूपंचसंभूतमुत्तमंतुयुगेयुगे॥ ६० ॥ कलाकलांशरूपंचस्वर्वेश्यादिकमेवच ॥ तदप्रशस्यंविश्वेषुपुंश्चलीरूपमेवच ॥ ६१ ॥

हैं ॥५४॥ शतरूपा, देवहूती, स्वधा, स्वाहा, दक्षिणा, छायावती, रोहिणी, वरुणानी, शची,॥५५॥कुबेर की पत्नी, दिति, अदिति, लोपामुद्रा, अनसूया, (कौटभी) कोटरी. तुलसी. ॥५६॥ अहल्या, अरुन्धती, मेना, तारा, मन्दोदरी. दमयन्ती, गंगा, मनसा॥५७॥पुष्टि, तुष्टि, स्मृति, मेधा, कालिका, वसुन्धरा, षष्ठी, वेदवती, मंगलचण्डी, धर्मकामिनी, मूर्त्ति, ॥५८॥ स्वस्ति, श्रद्धा, शान्ति, कान्ति, निद्रा, तन्द्रा, क्षुधा, पिपासा, संध्या, रात्रि, दिवा ॥ ५९॥ सम्पत्ति, धृति, कीर्ति, क्रिया, शोभा, प्रभा और शिवा इत्यादि जो सब स्त्रियें उत्पन्न होती हैं वह सब युगोमे ही श्रेष्ठ है॥६०॥स्वर्गवेश्या रमणीगण पूर्वोक्त कामिनियोंकी कला और अंशरूप हैं

करती हैं, वह वेषवान् पुरुषको देखतेही अपने कार्यसाधन करनेकी वासना करती है ॥ ३७ ॥ किन्तु बाहरमें अत्यन्त यत्नसहित स्वीय सतीत्वका घोषण करतीहै
वह एकमात्र कामकी आधार हैं, वह सदा दूसरेके चित्तको आकर्षण और स्वीय कामवृत्ति चरितार्थ करनेके लिये विशेष व्यग्र रहतीहैं ॥ ३८ ॥ वह मुखसे नाय
कको प्रत्याख्यान करनेके उद्योग करतीहैं, किन्तु अन्तरमें रमणवासना सदा जाज्वल्यमान है नायकको अकेला पानेपर निर्लज्ज हँसती रहतीहै किन्तु बाहर लज्जा
की सीमा नहीं रहती ॥ ३९ ॥ वह नायकके सहित सङ्गत न होनेके कारणही अभिमानमे भरती है क्रोधसे अंग जलते रहते हैं और उनमें कलहबीज अंकुरित होजाता
है जब बराबर संभोगवासना चरितार्थ होती रहती हैं, तब फिर आनन्दकी सीमा नहीं रहती, किन्तु उसकी लाघवता होनेपर ही ऐसी दुःखाग्नि प्रज्वलित हो उठती
है॥ ४० ॥ मिष्टान्न और सुशीतल सलिलके कारणही गुणवान् सुरसिक सुश्री युवा पुरुष उनके एकमात्र लक्ष्यस्थल हैं ॥ ४१ ॥ वह संभोगमे चतुर सुरसिक युवाको

बाह्येस्वार्थसतीत्वंचज्ञापयंतीप्रयत्नतः ॥ शश्वत्कामाचरामाचकामाधारामनोहरा ॥ ३८ ॥ बाह्येछलात्खेदयंतीस्वांतमैथुनमानसा ॥ कां
तंहसंतीरहसिबाह्येतीवसुलज्जिता ॥ ३९ ॥ मानिनीमैथुनाभावेकोपनाकलहांकुरा ॥ सुप्रीताभूरिसंभोगात्स्वल्पमैथुनदुःखिता ॥ ४० ॥
सुमिष्टान्नाच्छीततोयादाकांक्षंतीचमानसे ॥ सुंदरंरसिकंकांतंयुवानंगुणिनंसदा ॥ ४१ ॥सुतात्परमभिस्नेहंकुर्वंतीरसिकोपरि ॥ प्राणाधिकंप्रियत
मंसंभोगकुशलंप्रियम् ॥ ४२ ॥ पश्यंतीरिपुतुल्यंचवृद्धंवामैथुनाक्षमम् ॥ कलहंकुर्वतीशश्वत्तेनसार्धंसुकोपना ॥ ४३ ॥ वाचयाभक्षयंतीतंस
र्पआखुमिवोल्वणम् ॥ दुःसाहसस्वरूपाचसर्वदोषाश्रयासदा ॥ ४४ ॥ ब्रह्मविष्णुशिवादीनांदुःसाध्यामोहरूपिणी ॥ तपोमार्गार्गलाशश्वन्मो
क्षद्वारकपाटिका ॥४५॥ हरेर्भक्तिव्यवहितासर्वमायाकरंडिका॥संसारकारागारेचशश्वन्निगडरूपिणी ॥४६॥ इंद्रजालस्वरूपाचमिथ्याचस्व
प्नरूपिणी॥विभ्रतीबाह्यसौंदर्यमधोंगमतिकुत्सितम्॥४७॥नानाविण्मूत्रपूयानामाधारंमलसंयुतम्॥दुर्गंधिदोषसंयुक्तंरक्तारक्तमसंस्कृतम्॥४८॥

पुत्रकी अपेक्षा प्राणोसे अधिक प्रियतम जानती हैं ॥ ४२ ॥ और यदि वही प्रियतम संभोगमें अपटु (मूर्ख) वा वृद्ध हो, तो उसको शत्रुके समान जानती हैं, क्रोधमे
भरी सदा उसके संग क्लेश करतीहैं॥ ४३ ॥ यही क्या सर्प जिसप्रकार चूहेको ग्रास करताहै, इसप्रकार वह तादृश पुरुषको ग्रास करजाती हैं, वह मूर्तिमान् दुःसाहस
और समस्त दोषोंकी आकर (खान) स्वरूप है॥ ४४ ॥ ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वरादि देवताभी उनके निकट मोहित होतेहैं यही क्या वह ऐसी मोहिनी स्त्रियोका अन्त
नहीं पासकते यह तपोमार्गकी महान् विघ्नकारी मोक्षद्वारकी कपाटस्वरूप हैं॥ ४५ ॥हरिभक्ति ऐसी स्त्रियोके निकट तीनों अवस्थामें नहीं जासकती वह मायाकी एक
मात्र आधार और संसाररूपी कारागारकी निगड ( बेडी ) स्वरूप है ॥ ४६ ॥वह ऐन्द्रजालकी विद्या और मिथ्यास्वप्नरूप है उनका बाहरी सौन्दर्य सबको मोहित
करताहै उनका आधा अंग अति कुत्सित ॥ ४७ ॥ और विष्ठा मूत्र तथा लार इत्यादि मलका एकमात्र आधार है उसमें दुर्गंध दोषकी सीमा नहीं और वह स्थान

अंगुलियोंमें श्रेष्ठ रत्नांगुलीयक शोभा पाती हैं,हे मुनिवर!शंखचूडने उस मनोहर सुशील सुन्दरी सती तुलसीको देखतेही॥२६॥समीप आय बैठकर मधुरस्वरसे कहा शंखचूड बोला हे मानिनी!हे कल्याणी! हे कल्याणदायिनी !तुम कौन हो किसकी कन्या हो ? ॥ २७ ॥ रमणियोंमें तुम धन्या और मान्या बोध होती हो मैं तुम्हारा मौनीभूत दास हूं मेरे संग बात चीत करो ॥२८॥ उत्सुक चित्तवाली उस वामलोचना तुलसीने अनुरागवान् शंखचूडका वचन सुनतेही हास्यमुख और नम्रवदन होकर उससे कहा ॥ २९॥तुलसी बोली महाराज !मै वृषध्वजकी कन्या हूं तपश्चरणके अर्थ तपोवनमें आनकर तपस्यामे निमग्न रहती हूं आप कौनहैं आपकी बातोंसे क्या प्रयोजन है?आप यथेच्छ यहांसे गमन कीजिये॥३०॥शास्त्रमे सुना है कि,सद्वंशोत्पन्न पुरुष कभी सद्वंशमें उत्पन्न हुई निर्जनमें बैठी स्त्रीसे बात

उवासतत्समीपेतुमधुरंतामुवाचसः ॥ शंखचूडउवाच ॥ कात्वंकस्यचकन्याचधन्यामान्याचयोषिताम् ॥ २७ ॥ कात्वंमानिनिकल्याणिसर्वकल्याणदायिनी ॥ मौनीभूतेकिंकरेमांसंभापांकुरुसुंदरि ॥ २८ ॥इत्येवंवचनंश्रुत्वासकामावामलोचना ॥ सस्मितानम्रवदनासकामंतमुवाचसा ॥२९॥ तुलस्युवाच ॥ धर्मध्वजसुताहंचतपस्यायांतपोवने ॥ तपस्विन्यहंतिष्ठामिकस्त्वंगच्छयथासुखम् ॥ ३० ॥ कामिनीकुलजातांचरहस्येकाकिनींसतीम् ॥ नपृच्छतिकुलेजातइत्येवंमेश्रुतौश्रुतम् ॥ ३१ ॥ लंपटोऽसत्कुलेजातोधर्मशास्त्रार्थवर्जितः ॥ येनाऽश्रुतःश्रुतेरर्थःसकामीच्छतिकामिनीम् ॥ ३२ ॥ आपातमधुरांमत्तामंतकांपुरुषस्यताम् ॥ विषकुंभाकाररूपाममृतास्यांचसंततम् ॥ ३३ ॥ हृदयेक्षुरधाराभांशश्वन्मधुरभाषिणीम् ॥ स्वकार्यपरिनिष्पत्त्यैतत्परांसततंचताम् ॥ ३४ ॥ कार्यार्थेस्वामिवशगामन्यथैवाऽवशांसदा ॥ स्वांतर्मलिनरूपांचप्रसन्नवदनेक्षणाम् ॥ ३५ ॥ श्रुतौपुराणेयासांचचरित्रमतिदूषितम् ॥ तासुकोविश्वसेत्प्राज्ञःप्रज्ञावांश्चदुराशयः ॥३६ ॥ तासांकोवारिपुर्मित्रंप्रार्थयंतिनवंनवम् ॥ दृष्ट्वासुवेषंपुरुषमिच्छंतिहृदयेसदा ॥ ३७ ॥

चीत नहीं करते॥३१॥जो लम्पट,धर्मशास्त्रहीन, वेदज्ञानरहित और अकुलीन हैं,वही कामीपुरुष अकेलेमें कामिनीके संग बात चीत करनेकी अभिलाषा करते है ॥३२॥और जो स्त्रियें आपातरमणीयें कामोन्मत्त और पुरुपकी अन्तक है,पयोमुख विषपूर्ण घड़ेके समान जिनके अन्तरमें गरल और मुखमे मधुरालाप है॥३३॥ जिनके हृदय क्षुरधार और मुखमें मिष्टभाषा है जो सदा अपना कार्य साधनमे तत्पर है ॥३४॥ जो अपने कार्यके वश होकर स्वामीके वशवर्तिनी और अन्यथा स्वेच्छाचारिणी है, जिनके अन्तरमे मल भरा है किन्तु वदन और नेत्रोंमे प्रसन्नता विद्यमान रहती है ॥ ३५ ॥ श्रुति और पुराणमे जिनका चरित अतिदूपित वर्णित हुआ है, कौन विद्वान् बुद्धिमान् उन्नताशय पुरुप उनका विश्वास करता है ॥३६॥ऐसी स्त्रियोंमें शत्रु मित्रका विचार नहीं है, वह नित्य नवीन अभिलाष

विलाप करने लगी. हे वत्स नारद! देवी तुलसी यौवनकी सीमामे भरकर इसप्रकार बद्रिकाश्रममें वास करने लगी॥ १३॥ इधर महायोगी शंखचूडने महर्षि जैगीषव्यसे कृष्णमन्त्र पाय पुष्करमें सिद्धि प्राप्त करी॥ १४॥ सर्वमंगलमय कवच गलेमें धारणपूर्वक ब्रह्माजीसे अपना अभिलषित वर लाभ करके ॥ १५ ॥ उनकीही आज्ञानुसार बद्रिकाश्रममे उपस्थित हुआ, उपस्थित होतेही शंखचूड देवी तुलसीके नेत्रपथका पथिक हुआ॥ १६॥ शंखचूडके शरीरमें नवयौवनका आविर्भाव होनेसे बोध होता था मानो मूर्त्तिमान् काम है वर्ण श्वेत चम्पकके समान और सर्वाङ्गमें रत्नमय आभूषण थे ॥ १७॥ मुखमण्डल शारदीय पूर्णचन्द्र और चक्षु पद्मपलाशकेसदृश बडे थे वह मनोहर मूर्त्ति उत्कृष्ट रत्नमय विमानमें विराजमान थी॥ १८॥ दो रत्नकुण्डल गण्डस्थलपर्यन्त चलायमान थे. गलेमे पारिजातपुष्पोंकी माला

शंखचूडोमहायोगीजैगीषव्यान्मनोहरम् ॥ कृष्णमंत्रंचसंप्राप्यकृत्वासिद्धंतुपुष्करे ॥ १४ ॥ कवचंचगलेबद्ध्वासर्वमंगलमंगलम् ॥ ब्रह्मणश्चवरंप्राप्ययत्तेमनसिवांछितम् ॥ १५ ॥ आज्ञयाब्रह्मणःसोपिबदरींचसमाययौ ॥ आगच्छंतंशंखचूडंददर्शतुलसीमुने ॥ १६ ॥ नवयौवनसंपन्नंकामदेवसमप्रभम् ॥ श्वेतचंपकवर्णाभंरत्नभूषणभूषितम् ॥ १७ ॥ शरत्पार्वणचंद्रास्यंशरत्पंकजलोचनम् ॥ रत्नसारविनिर्माणविमानस्थंमनोहरम् ॥ १८ ॥ रत्नकुंडलयुग्मेनगंडस्थलविराजितम् ॥ पारिजातप्रसूनानांमालावंतंचसुस्मितम् ॥ १९ ॥ कस्तूरीकुंकुमायुक्तंसुगंधिचंदनान्वितम् ॥ साहृष्ट्वासन्निधावेनंमुखमाच्छाद्यवाससा ॥ २० ॥ सस्मितातंनिरीक्षंतीसकटाक्षंपुनःपुनः ॥ बभूवाऽतिनम्रमुखीनवसंगमलज्जिता ॥ २१ ॥ शरदिंदुविनिंद्यैकस्वमुखेंदुविराजिता ॥ अमूल्यरत्ननिर्माणयावकावलिसंयुता ॥ २२ ॥ मणींद्रसारनिर्माणक्वणन्मंजीररंजिता ॥ दधतीकबरीभारंमालतीमाल्यसंयुतम् ॥ २३ ॥ अमूल्यरत्ननिर्माणमकराकृतिकुंडला ॥ चित्रकुंडलयुग्मेनगंडस्थलविराजिता ॥ २४ ॥ रत्नेंद्रसारहारेणस्तनमध्यस्थलोज्ज्वला ॥ रत्नकंकणकेयूरशंखभूषणभूषिता॥२५॥ रत्नांगुलीयकैर्दिव्यैरंगुल्यावलिराजिता ॥ दृष्ट्वातांललितांरम्यांसुशीलांसुंदरींसतीम् ॥ २६ ॥

॥ १९॥ शरीरमें कुंकुम और सुगन्धित चन्दन लगा हुआ था. हे वत्स नारद ! देवी तुलसी शंखचूडको समीप आयाहुआ देख वस्त्रके अंचलसे अपना मुख ढक ॥ २०॥ हास्यवदनसे वारंवार उसके प्रति कटाक्ष विक्षेप और नव समागम पिपासाकी लज्जासे मुख नीचा करने लगी ॥ २१॥ जिसका विमल मुखचन्द्र शरदके चन्द्रमाकी शोभाका तिरस्कार करता है चरणोंमें अमूल्य रत्ननिर्मित चरणाभरण ॥ २२॥ और उत्कृष्ट मणिनिर्मित नूपुर हैं, मस्तकमें सुगंधित मालतीमालासे कबरीबन्धन है ॥ २३॥ कानोंमें अमूल्य रत्ननिर्मित मकराकृत विचित्र कुण्डल गण्डस्थलपर्यन्त चलायमान हैं ॥ २४॥ अमूल्य रत्नमय हारने स्तनमण्डलके मध्यभागमें लम्बायमान होकर वक्षःस्थलको उज्ज्वल किया है. हाथोंमे रत्नमय कंकण और शंखभूषण हैं ॥ २५ ॥ दोनो बाहुओंमें रत्नमय केयूर और हाथोंकी

कन्या नवयौवनसंपन्न तुलसी देवीके अत्यन्त आनन्दित होकर सुखसे शयन करने पर॥ १॥पंचशर(कामदेव)ने उनपर सम्मोहनादि पांच बाण छोडे यद्यपि चंदन लगाये होकर पुष्पशय्यापर शयनकर रही थीं,किन्तु तो भी पुष्पधन्वाके बाणोंसे उनका शरीर दग्ध होने लगा॥ २॥उनका सर्वाङ्ग रोमाञ्चित होगया,शरीर कॉपने लगा नेत्र रक्तवर्ण होगये क्षणमे उद्वेग, क्षणमे मूर्च्छा॥ ३॥क्षणमें शुष्कता, क्षणमें सुखावह तन्द्रा, क्षणमें दाह,क्षणमें प्रसन्नता॥ ४॥क्षणमे चेतना और क्षणमें विषाद होने लगा कभी शय्यासे उठै कभी बैठ जाय कभी उद्वेगसे फिर निद्रा होजाती थी॥५॥क्षणमें उद्वेगसे भ्रमने लगती क्षणमे स्थित होती क्षणमें उद्वेगसे सोजाती ॥६॥ चंदनदिग्ध, पुष्पशय्या उसको कंटक होगयी अतीव सुंदर और सुखकर फल तथा सुशीतल जल उसको विषवत् होगया॥७॥वासगृह भूविवर तथा सूक्ष्म सूक्ष्म

चिक्षेपपंचबाणश्चपंचबाणांश्चतांप्रति ॥ पुष्पायुधेनसादग्धापुष्पचंदनचर्चिता ॥ २ ॥ पुलकांचितसर्वांगीकंपितारक्तलोचना ॥ क्षणंसाशुष्कतांप्रापक्षणंमूर्छामवापह ॥ ३ ॥ क्षणमुद्विग्नतांप्रापक्षणंतंद्रांसुखावहाम् ॥ क्षणंचदहनंप्रापक्षणंप्रापप्रसन्नताम् ॥ ४ ॥ क्षणंसाचेतनांप्रापक्षणंप्रापविषण्णताम् ॥ उत्तिष्ठंतीक्षणंतल्पाद्गच्छंतीनिकटेक्षणम् ॥ ५ ॥ भ्रमंतीक्षणमुद्वेगान्निवसंतीक्षणंपुनः ॥ क्षणमेवसमुद्वेगात्सुष्वापपुनरेवसा ॥ ६ ॥पुष्पचंदनतल्पंचतद्बभूवाऽतिकंटकम् ॥ विषहारिसुखंदिव्यंसुंदरंचफलंजलम् ॥ ७ ॥ निलयंचबिलाकारंसूक्ष्मवस्त्रंहुताशनः ॥ सिंदूरपत्रकंचैवव्रणतुल्यंचदुःखदम् ॥ ८ ॥ क्षणंददर्शतंद्रायांसुवेषंपुरुषंसती ॥ सुदरंचयुवानंचसस्मितंरसिकेश्वरम् ॥ ९ ॥ चंदनोक्षितसर्वांगंरत्नभूषणभूषितम् ॥ आगच्छंतंमाल्यवंतंपिबंतंतन्मुखांबुजम् ॥ १० कथयंतंरतिकथांब्रुवंतंमधुरंमुहुः ॥ संभुक्तवंतंतल्पेचसमाश्लिष्यंतमीप्सितम् ॥११॥ पुनरेवतुगच्छंतमागच्छंतंचसन्निधौ ॥यांतंक्वयासिप्राणेशतिष्ठेत्येवमुवाचसा ॥ १२ ॥ पुनश्चचेतनांप्राप्यविललापपुनःपुनः ॥ एवंसायौवनंप्राप्यतस्थौ तत्रैवनारद ॥ १३ ॥

वस्त्र हुताशनके समान बोध होनेलगे सिन्दूरबिन्दु उसको व्रणतुल्य दुःखदायक हुआ ॥८॥ वह तन्द्राके आवेशमे स्वप्न देखने लगी कि, एक सुवेश सुंदर रसिक युवा पुरुष हास्यवदनसे उनके समीप उपस्थित हुआ है ॥९॥ उसका सर्वांग चन्दन विलिप्त और उत्कृष्ट रत्नमय विभूषणोंसे विभूषित और गलेमे वनमाला विराजमान है वह आनकर मानों उनके मुखकमलका मधु पान करता है ॥१०॥ और रतिकथा तथा अन्यान्य अनेक प्रकारकी मधुर बातोंसे मिष्टालाप करता है और मानों आलिंगनपूर्वक शय्यापर शयन करके संभोगसुख आस्वादन करता है॥ ११॥ फिर संभोगके पीछे एकवार चला जाता है और फिर निकट आजाता है जानेके समय "हे प्राणेश्वर!कहां जाते हो निकट रहो" यह कहकर वह सीमन्तिनी उससे संभाषण करती है॥ १२॥ और फिर ज्योंही चेतनका संचार हुआ, उसी समय वारंवार

करके कहा. तुलसी बोली हे तात । मै तुमसे सत्य कहती हूं कि, द्विभुज श्यामसुंदर कृष्णके प्रति जैसी भक्ति है ॥३८॥ चतुर्भुजके प्रति वैसी नहीं है यह सत्य कहती हूं. क्योंकि सहसा गोविन्दके सग मेरी रतिभंग होनेसे मेरी आशा पूर्ण नहीं हुई ॥ ३९ ॥ मै तो केवल गोविन्दके वचनसेही चतुर्भुजकी प्रार्थना करती थी अब निश्चय बोध होता है कि, आपके अनुग्रहसे फिर दुर्लभ गोविन्दको प्राप्त हूंगी ॥ ४० ॥ किन्तु हे तात ! अब मुझको राधाके भयसे कातर होना न पडे. ब्रह्माजी बोले हे वत्से ! मैं तुमको षोडशाक्षर राधामंत्र देता हूं ॥ ४१ ॥ मेरे वरसे तुम राधाकी प्राणके तुल्य स्नेहपात्र होगी तुम्हारा गुप्त विहार व्यापार फिर राधा नहीं जानसकेगी॥४२॥हे सौभाग्यवती।तुम राधाके समान गोविन्दकी प्रियतमा होगी. जगत्कर्त्ता ब्रह्माजीने तुलसीसे इसप्रकार कह उनको षोडशाक्षर॥४३॥

सत्यंब्रवीमिहेतातनतथाचचतुर्भुजे॥अतृप्ताऽहंचगोविंदेदैवाच्छृंगारभंगतः ॥३९॥ गोविन्दस्यैववचनात्प्रार्थयामिचतुर्भुजम् ॥ त्वत्प्रसादेनगोविंदंपुनरेवसुदुर्लभम्॥४०॥ध्रुवमेवलभिष्यामिराधाभीतिंप्रमोचय ॥ ब्रह्मदेवउवाच ॥ गृहाणराधिकामंत्रंददामिषोडशाक्षरम् ॥ ४१ ॥ तस्याश्चप्राणतुल्यात्वंमद्वरेणभविष्यसि ॥ शृंगारंयुवयोर्गोप्यंनज्ञास्यतिचराधिका ॥ ४२ ॥ राधासमात्वंसुभगेगोविन्दस्यभविष्यसि ॥ इत्येवमुक्त्वादत्त्वाचदेव्यावैषोडशाक्षरम् ॥ ४३ ॥ मंत्रंचैवजगद्धातास्तोत्रंचकवचंपरम् ॥ सर्वंपूजाविधानंचपुरश्चर्याविधिक्रमम् ॥ ४४ ॥ परांशुभाशिषंचैवपूजांचैवचकारसा ॥ बभूवसिद्धासादेवीतत्प्रसादाद्रमायथा ॥४५॥ सिद्धंमन्त्रेणतुलसीवरंप्रापयथोदितम् ॥ बुभुजेचमहाभोगंयद्विश्वेषुचदुर्लभम् ॥४६॥ प्रसन्नमनसादेवीतत्याजतपसः क्लमम् ॥ सिद्धेफलेनराणांचदुःखंचसुखमुत्तमम् ॥ ४७॥ भुक्त्वापीत्वाचसंतुष्टाशयनंचचकारसा ॥तल्पेमनोरमेतत्रपुष्पचंदनचर्चिते ॥ ४८ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेनवमस्कन्धेनारदनारायणसंवादेतुलस्युपाख्यानेसप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥श्रीनारायणउवाच ॥ तुलसीपरितुष्टाचसुप्वापहृष्टमानसा ॥ नवयौवनसंपन्नावृषध्वजवरांगना ॥ १ ॥

राधामंत्र, स्तोत्र, कवच, पूजाविधि और पुरश्चरणके नियमका उपदेशप्रदान ॥४४॥पूर्वक यथेष्ट आशीर्वाद दिया तब तुलसीभी तदनुसार ही पूजा करनेमें प्रवृत्त हुई. लक्ष्मीके समान तुलसीनेभी इसप्रकार ब्रह्माजीके अनुग्रहसे सिद्धि लाभ की थी॥४५॥सिद्धमंत्रके प्रभावसे उनको अभीष्टवर प्राप्त हुआ वह जगद्दुर्लभ अनेक भोगोमें सौभाग्यवती हुई ॥ ४६ ॥ उनका मन सुस्थिर हुआ तपस्याका क्लेश दूर होगया वास्तविक मनुष्यकी मनोकामना सिद्ध होनेपर चाहै जितना कष्टभोग क्यो न हो ? सबही सुखमें परिणत होता है॥४७॥ फिर उन्होंने पान, भोजन समाप्त करके पुष्प और चन्दन समायुक्त मनोहर शय्यापर शयन किया ॥४८॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तदशोऽध्यायः ॥१७॥ श्रीनारायण बोले हे वत्स नारद । इसप्रकार तपश्चर्या समाप्तिके पीछे वृषध्वज

पतिलाभ करसकूं" ब्रह्माजीने कहा । हे वत्से तुलसी । सुदामा नामक गोप श्रीकृष्णके अंगसे उत्पन्न हुआ है ॥ २८ ॥ इस समय उस कृष्णांशरूपी अति तेजस्वी सुदामाने श्रीराधाके शापसे भारतके मध्य दानववंशमे जन्म ग्रहण किया है ॥ २९ ॥ उसका नाम शंखचूड है तीनों लोकमें उसके समान पराक्रमी दूसरा नहीं है. पूर्वकालके समय वह गोलोक धाममें तुमको देख उसका चित्त कामबाणसे जर्जरित हुआ ॥ ३० ॥ किन्तु केवल राधिकाके प्रभावसे तुमको आलिंगन करनेमें समर्थ न हुआ वही सुदामा अब जातिस्मर हुआ है ॥ ३१ ॥ हे सुन्दरि ! तुमभी जातिस्मरा हो, कोई बात भी तुमसे छिपी नहीं है. हे शोभने । तुम इस समय उसकी पत्नी होओ ॥ ३२ ॥ फिर शान्तस्वभाव मनोहरमूर्त्ति नारायणको पतिलाभ करसकोगी तुम नारायणके शाप

सांप्रतंतंपतिंलब्धुंवरयेत्वंचदेहिमे ॥ ब्रह्मदेवउवाच ॥ सुदामानामगोपश्चश्रीकृष्णांगसमुद्भवः ॥२८॥ तदंशश्चाऽतितेजस्वीलेभेजन्मचभारते ॥ सांप्रतंराधिकाशापाद्दनुवंशसमुद्भवः ॥२९॥ शंखचूडतिविख्यातस्त्रैलोक्येनचतत्समः ॥ गोलोकेत्वांपुरादृष्ट्वाकामोन्मथितमानसः ॥ ३० ॥ विलभितुंनशशाकराधिकायाःप्रभावतः ॥ सचजातिस्मरस्तस्मात्सुदामाभूच्चसागरे ॥ ३१ ॥ जातिस्मरात्वमपिसासर्वंजानासिसुंदरि ॥ अधुनातस्यपत्नीत्वंसंभविष्यसिशोभने ॥ ३२ ॥ पश्चान्नारायणंशांतंकांतमेववरिष्यसि ॥ शापान्नारायणस्यैवकलयादैवयोगतः ॥ ३३ ॥ भविष्यसिवृक्षरूपात्वंपूताविश्वपाविनी ॥ प्रधानासर्वपुष्पेषुविष्णुप्राणाधिकाभवेः ॥३४॥ त्वयाविनाचसर्वेषांपूजाचविफलाभवेत् ॥ वृंदावनेवृक्षरूपानाम्नावृंदावनीतिच ॥३५॥ त्वत्पत्रैर्गोपिगोपाश्चपूजयिष्यंतिमाधवम् ॥ वृक्षाधिदेवीरूपेणसार्धंकृष्णेनसंततम् ॥ ३६ ॥ विहरिष्यसिगोपेनस्वच्छंदंमद्वरेणच ॥ इत्येवंवचनंश्रुत्वासस्मिताहृष्टमानसा ॥ ३७ ॥ प्रणनामचब्रह्माणंतंचकिंचिदुवाचसा ॥ तुलस्युवाच ॥ यथा मेद्विभुजेकृष्णेवांछाचश्यामसुंदरे ॥ ३८ ॥

अंशसे ॥ ३३ ॥ विश्वपावनी तुलसी वृक्षरूपमे परिणत होगी. तुम पुष्पोंमें सर्व प्रधानपुष्प और नारायणको प्राणोंकी अपेक्षा भी प्रियतम होगी ॥ ३४ ॥ तुम्हारे पुष्पके विना किसीकी पूजाभी सिद्ध नहीं होगी. तुम वृन्दावनमें वृक्षरूप धारण करके वृन्दावनी नामसे प्रसिद्ध होगी ॥ ३५ ॥ गोप और गोपिये तुम्हारे पत्र लेकर माधवकी पूजा करेंगी तुम तुलसी वृक्षकी अधिष्ठात्री देवीरूपसे सदा गोपवर श्रीकृष्णके संग स्वच्छन्दविहार करोगी ॥ ३६ ॥ हे वत्स नारद ! देवी तुलसी ब्रह्माजीके इसप्रकार वचन सुनकर अत्यन्त आनन्दित हुई ॥ ३७ ॥ उनके मुखपर हास्यका विकास हुआ तब उन्होने विधाताको प्रणाम

वृक्षके पत्तेमात्र आहार किये. चालीस सहस्र-वर्ष उपस्थित होनेपर वायुमात्र भक्षण करनेके कारण दिन दिन शरीर दुबला होने लगा॥ १७॥ अनन्तर दशहजार वर्ष काल एकबारही सब आहार छोड जब लक्ष्यविहीन होकर एक पैरसे खडी हुई, उसी समय कमलयोनि ब्रह्माजी ॥ १८ ॥ यह देखकर वर देनेके लिये वहां आये तब देखतेही तुलसीने तत्काल हंसवाहन चतुराननको प्रणाम किया ॥ १९ ॥ जब जगत्कर्ता विधाताने उससे कहा हे देवि तुलसी । मनोवांछित वर मांगो॥ २०॥ तुम हरिभक्ति हारिदास्य. अजरता और अमरता इत्यादि जिस किसी अभीष्टकी प्रार्थना करोगी मै वही दूंगा. तुलसीने कहा हे तात ! इस समय मेरी जो अभिलाषा हैं, वह कहती हूं, सुनो ॥ २१॥ क्योंकि जो अंतर्यामी हैं, उनके निकट लाज करके क्या करूंगी. हे प्रभो । मेरा नाम तुलसी गोपी है मै पूर्वकालके समय गोलोकमें अवस्थिति करती थी ॥ २२॥ और मैं कृष्णप्रिया राधिकाकी प्रिय किंकरी थी. मैने भी उसके अंशसे जन्म ग्रहण किया था उसकी सब सखियेंभी

ततोदशसहस्राब्दंनिराहाराबभूवसा॥ निर्लक्षांचैकपादस्थांदृष्ट्वातांकमलोद्भवः॥ १८॥ समाययौवरंदातुंपरंबदरिकाश्रमम् ॥ चतुर्मुखंचसादृष्ट्वाननामहंसवाहनम्॥ १९॥ तामुवाचजगत्कर्ताविधाताजगतामपि ॥ ब्रह्मोवाच ॥ वरंवृणीष्वतुलसियत्तेमनसिवांछितम् ॥ २०॥ हरिभक्तिंहरेर्दास्यमजरामरतामपि ॥ तुलस्युवाच ॥ शृणुतातप्रवक्ष्यामियन्मेमनसिवांछितम् ॥ २१ ॥ सर्वज्ञस्याऽपिपुरतःकालज्जाममसांप्रतम्॥ अहंतुतुलसीगोपीगोलोकेऽहंस्थितापुरा ॥ २२॥ कृष्णप्रियाकिंकरीचतदंशातत्सखीप्रिया ॥ गोविन्दरतिसंभुक्तामतृप्तांमांचमूर्च्छिताम् ॥ २३॥ रासेश्वरीसमागत्यददर्शरासमंडले ॥ गोविंदंभर्त्सयामाससमांशशापरुषान्विता ॥ २४ ॥ याहित्वंमानवींयोनिमित्येवंचशशापह ॥ मामुवाचसगोविंदोमदंशंचचतुर्भुजम् ॥ २५ ॥ लभिष्यसितपस्तस्त्वाभारतेब्रह्मणोवरात् ॥ इत्येवमुक्त्वादेवेशोप्यंतर्धानंचकारसः ॥ २६॥ देव्याभियात्त्यक्त्वाप्राप्तंजन्मगुरोभुवि ॥ अहंनारायणंकांतंशांतंसुंदरविग्रहम् ॥ २७ ॥

मेरा आदर करतीथीं. मैं एकसमय रासमंडलमें गोविंदके द्वारा सम्भुक्त होकर तृप्त न होनेसे प्रायः मूर्च्छित होकर गिरपडी थी ॥ २३ ॥ इसी अवसरमें रासेश्वरी राधाने वहां आय मुझको उस अवस्थामें देख गोविंदकी भर्त्सना करी और क्रोधमें भरकर मुझको यह शाप दिया कि ॥ २४ ॥ "तू अभी भूलोकमें जाकर मानवी हो" तब गोविंदने मुझसे कहा "तेरे भारतमें जाकर तपस्या करनेपर ब्रह्मा संतुष्ट होकर वर देंगे तू उसी वरके पानेसे मेरे अंशसंभूत चतुर्भुज मूर्तिको पति लाभ करेगी" हे तात ! देवेश श्रीकृष्ण यह बात कहकर अन्तर्धान होगये ॥ २५ ॥ २६ ॥ हे गुरो! मैंने उन देवी राधाके भयसे शरीर त्यागकर इस भूमण्डलमें जन्म ग्रहण किया है. अब मेरी और कोई अभिलाषा नहीं है केवल मुझको यह वरदो "जिससे मैं शान्त कान्त सुंदरशरीर नारायणको ॥ २७ ॥

अनन्तर शुभदिन, शुभक्षण, शुभयोग, शुभलग्न, शुभअंश एवं शुभस्वामी और ग्रहयोगके उपस्थित होनेपर ॥ ७ ॥ कार्त्तिकी पूर्णिमा शुक्रवारमें लक्ष्मी अंशसं भूत एक मनोहर कन्या उत्पन्न करी ॥८॥ कन्याका मुखमंडल शरद्‌के पूर्णचन्द्रमाके समान और दोनों नेत्र शारदीय कमलकी शोभा विस्तार करते थे, अधर और ओष्ठ पक्व विम्बाफलकी शोभा प्रकाशित करते थे. कन्या उत्पन्न होतेही हास्यवदनसे सूतिकागृह ( सोवर ) को देखने लगी ॥९॥ उसके करतल (हथेली) और पदतल( पैरके तलुए)लालवर्ण थे. नाभि गहरी और उसके निम्नदेशमे त्रिवली विराजमान तथा नितम्ब गोलाकार थे॥ १०॥शीतकालमें उस श्यामाङ्गीका शरीर उष्णस्पर्श और ग्रीष्ममे शीतल तथा सुखस्पर्श था.केशकलाप न्यग्रोधजटाके समान लम्बे थे॥ ११॥उसका वर्ण पीतचम्पकके समान समुज्ज्वल था. वह सब

शुभेक्षणेशुभदिनेशुभयोगेचसंयुते ॥ शुभलग्नेशुभांशेचशुभस्वामिग्रहान्विते ॥ ७ ॥ कार्तिकीपूर्णिमायांतुसितवारेचपाद्मज ॥ सुषावसा चपद्मांशांपद्मिनींतांमनोहराम् ॥ ८॥ शरत्पार्वणचंद्रास्यांशरत्पंकजलोचनाम् ॥ पक्वबिंबाधरौष्ठींचपश्यंतींसस्मितांगृहम् ॥ ९ ॥ हस्तपादत लारक्तांनिम्ननाभिमनोरमाम् ॥ तधदस्त्रिवलीयुक्तांनितंबयुगवर्तुलाम् ॥ १० ॥ शीतेसुखोष्णसर्वांगींग्रीष्मेचसुखशीतलाम् ॥ श्यामांसुकेशीं रुचिरांन्यग्रोधपरिमंडलाम् ॥११॥ पीतचंपकवर्णाभांसुन्दरीष्वेवसुंदरीम्॥ नरानार्यश्चतांदृष्ट्वातुलनांदातुमक्षमाः॥१२॥तेननाम्नाचतुलसींतां वदंतिमनीषिणः ॥ साचभूमिष्ठमात्रेणयोग्यास्त्रीप्रकृतिर्यथा ॥१३॥ सर्वैर्निषिद्धातपसेजगामबदरीवनम् ॥ तत्रदेवाब्दलक्षंचचकारपरमंतपः ॥ ॥१४॥मनसानारायणःस्वामीभवितेतिचनिश्चिता ॥ ग्रीष्मेपंचतपाःशीतेतोयवस्त्राचप्रावृषि ॥ १५ ॥ आसनस्थावृष्टिधाराःसहंतीतिदिवानि शम् ॥विंशत्सहस्रवर्षंचफलतोयाशनाचसा॥ १६ ॥ त्रिंशत्सहस्रवर्षंचपत्राहारातपस्विनी ॥ चत्वारिंशत्सहस्राब्दंवाय्वाहाराकृशोदरी॥ १७॥

रमणीरत्नोंमें प्रधान रत्न थी.नर और नारीगण उसके शरीरके सौन्दर्यकी तुलना देनेमें असमर्थ जानकर॥ १२॥महर्षियोंने उसका तुलसीनाम रक्खा, वह उत्पन्न होतेही योग्य स्त्री प्रकृतिके समान प्रतीयमान होनेलगी॥ १३॥वारंवार सब उसको निषेध करने लगे तो भी वह तपस्याके अर्थ बदरीवनमें चलीगई.वहां उसने देवमा नके लक्ष वर्षतक कठोर तपस्या करी॥ १४॥नारायणको पतिलाभ करनाही उसकी तपस्याका प्रधान उद्देश था. वह ग्रीष्ममें पंचतपा,शीतमें सलिलस्था और वर्षाके समय अनावृत (उघडे) स्थानमें बैठकर ॥१५॥ दिनरात धारापात सहने लगी.बीसहजार वर्ष केवल फल और जलाशनमें बीतगये ॥१६॥ तीसहजारवर्ष केवल

तुमसे वेदवतीका पवित्र उपाख्यान वर्णन किया इसके सुननेसे पापध्वंस और पुण्यका संचार होता है ॥६२॥ ऋगादि चारों वेद मूर्त्तिमान होकर वेदवतीके जिह्वाग्रमे विराजमान थे, इसी कारण उसका नाम वेदवती हुआ है ॥ ६३ ॥ यह मैंने तुम्हारे निकट कुशध्वजकी कन्या वेदवतीका वृत्तान्त वर्णन किया, अब धर्मध्वजकी कन्या तुलसीका वृत्तान्त वर्णन करता हूं सुनो ॥ ६४ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां षोडशोऽध्यायः ॥१६॥ नारायणने कहा हे वत्स नारद ! धर्मध्वजकी पत्नीका नाम माधवी था माधवी गन्धमादन पर्वतपर जाकर राजा धर्मध्वजके संग परमसुखसे विहार करने लगी॥१॥ वहां पुष्पोंसे अलंकृत और चन्दन विलिप्त रतिशय्या प्रस्तुत हुई स्वयं सर्वाङ्गमें चन्दनविलेपन किया, पुष्प और चन्दन गन्धसमायुक्त सुस्निग्ध वायु सब शरीरको शीतल

सततंमूर्तिमंतश्चवेदाश्चत्वारएवच ॥ संतियस्याश्चजिह्वाग्रेसाचवेदवतीश्रुता ॥ ६३ ॥ धर्मध्वजसुताख्यानंनिबोधकथयामिते ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहा० नवमस्कन्धेषोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ धर्मध्वजस्यपत्नीचमाधवीतिचविश्रुता ॥ नृपेणसार्धसाऽऽरामेरेमेचगंधमादने ॥ १ ॥ शय्यांरतिकरींकृत्वापुष्पचंदनचर्चिताम् ॥ चंदनालिप्तसर्वांगीपुष्पचंदनवायना ॥ २ ॥ स्त्रीरत्नमतिचार्वंगीरत्नभूषणभूषिता ॥ कामुकीरसिकासृष्टारसिकेनचसंयुता ॥ ३ ॥ सुरतेविरतिर्नास्तितयोःसुरतिविज्ञयोः ॥ गतंदेववर्षशतंनज्ञातंचदिवानिशम् ॥ ४ ॥ ततोराजामतिंप्राप्यसुरताद्विरराम च ॥ कामुकीसुंदरीकिंचिन्नचतृप्तिंजगामसा ॥ ५ ॥ दधारगर्भंसासद्योदैवादब्दशतंसती ॥ श्रीगर्भाश्रीयुतासाचसंबभूवदिनेदिने ॥६॥

करने लगा ॥ २ ॥ माधवी एक स्त्रीरत्न थी, उसका सर्वाङ्ग अतिमनोहर था. इसपर भी फिर सब रत्नमय भूषण पहिरे हुई थी, वह जैसी रसिका थी, नरपति भी वैसेही रसिकचूडामणि थे. बोध होताहै मानो विधाताने धर्मध्वजके लियेही अनुरूप रसिका कामुकीको उत्पन्न किया है ॥ ३ ॥ दोनोंही रतिविशारद थे, सुतरां सुरतिमें किसीकी भी विरति नहीं थी. इस कार्यके उपलक्षणमे देवमानके एक शतवर्षपर्यन्त दिनरात्रि किधर होकर बीतगये वह यह कुछभी न जानसके ॥ ४ ॥ अनन्तर नरपतिको चेत हुआ, तब वह रतिकार्यसे विरत हुए किन्तु कामातुरा सुन्दरी माधवीकी इससे कुछ भी तृप्ति न हुई ॥ ५ ॥ जो हो दैवयोगसे उसने गर्भवती होकर शतवर्ष पर्यन्त गर्भधारण किया गर्भमे लक्ष्मीका आविर्भाव हुआ, इस कारण दिन दिन शरीरकी कान्ति बढने लगी ॥ ६ ॥

त्रेतायुगमें जनककन्या रूपसे रामपत्नी ॥५२॥ और द्वापरमें उसकी छाया द्रुपदात्मजा द्रौपदीनामसे उत्पन्न हुई यह सत्य, त्रेता और द्वापर इन तीन युगोंमे विद्यमान रहती है इस कारण उनको त्रिहारिणी कहते हैं॥५३॥ देवर्षि नारदने नारायणसे कहा हे मुनिपुंगव!हे सन्देहभंजन ! द्रौपदीके पांच पति क्यों हुए इस विषयमें मुझको महान् संशय उपस्थित हुआ है, अतएव आप मेरा संशय छेदन कीजिये॥५४॥ नारायण बोले हे देवर्षे ! जब लंकापुरीमें प्रकृत सीता रामके समीप उपस्थित हुई तब अग्निदत्ता छायारूपी नवयौवना सीताके अत्यन्त व्याकुल होनेपर॥५५॥अग्निदेव और श्रीरामचन्द्रजी दोनोने उसको पुष्करमें जाय शंकरकी आराधना करनेकी अनुमति दी अनन्तर छायारूपी सीताने पुष्करमें तपस्या करते करते कामातुर और श्रेष्ठ पति प्राप्त होनेके लिये अत्यन्त व्यग्र हो श्रीमहादेवजीके

तच्छायाद्रौपदीदेवीद्वापरेद्रुपदात्मजा ॥ त्रिहायणीचसाप्रोक्ताविद्यमानायुगत्रये ॥५३॥ नारदउवाच ॥ प्रियाःपंचकथंतस्याबभूवुर्मुनिपुंगव ॥ इतिमच्चित्तसंदेहंभंजसंदेहभंजन॥५४॥ नारायणउवाच ॥ लंकायांवास्तवीसीतारामंसंप्रापनारद ॥ रूपयौवनसंपन्नाछायाचबहुचिंतया॥५५॥ रामाग्न्योराज्ञयातप्तमुपास्तेशंकरंपरम् ॥ कामातुरापतिव्यग्राप्रार्थयंतीपुनःपुनः ॥५६॥पतिंदेहिपतिंदेहिपतिंदेहित्रिलोचन ॥ पतिंदेहिपतिंदेहि पंचवारंचकारसा ॥५७॥ शिवस्तत्प्रार्थनांश्रुत्वाप्रहस्यरसिकेश्वरः ॥ प्रियेतवप्रियाःपंचभविष्यंतिवरंददौ॥५८॥तेनसापांडवानांचबभूवकामिनीप्रिया ॥ इतितेकथितंसर्वंप्रस्तावंवास्तवंशृणु ॥ ५९ ॥ अथसंप्राप्यलंकायांसीतांरामोमनोहराम् ॥ बिभीषणायतांलंकांदत्त्वाऽयोध्यांययौ पुनः ॥ ६० ॥ एकादशसहस्राब्दंकृत्वाराज्यंचभारते ॥ जगामसर्वैर्लोकैश्चसार्धंवैकुंठमेवच ॥ ६१ ॥ कमलांशावेदवतीकमलायांविवेशसा ॥ कथितंपुण्यमाख्यानंपुण्यदंपापनाशनम् ॥ ६२ ॥

निकट वारंवार ॥५६॥ अर्थात् पांचवार "मुझको पतिप्रदान करो" कहकर प्रार्थना करी ॥५७॥ रसिकचूडामणि शिवजीने यह कामना सुनकर "हे प्रिये ! तुम पांच पति प्राप्त करोगी" यह कहकर उसको वर दिया॥५८॥इसी कारण वह पांच पांडवोंकी प्रियतम भार्या हुई थीं. हे वत्स नारद!यह मैंने तुम्हारे निकट विस्तार सहित सब विषय वर्णन किया,अब दूसरी वास्तविक कथा वर्णन करता हूं सुनो॥५९॥ लंकाका युद्ध समाप्त होनेपर श्रीरामचन्द्रजी अपनी मनोहारिणी प्रियतमा पत्नी सीताको पाय विभीषणको लंकाके राज्यसिंहासनपर बैठाय स्वयं फिर अयोध्यामे आये ॥६०॥ फिर ग्यारह हजार वर्षपर्यन्त भारतमें आधिपत्य विस्तार कर अन्तमें फिर सब प्रजाओंके सहित वैकुण्ठधाममे उपस्थित हुये॥६१॥ लक्ष्मीके अंशसे उत्पन्न वेदवती भी कमलाके शरीरमे विलीन हुई. हे वत्स यह मैंने

लंकापुरीको चलागया ॥ ४१ ॥ ४२ ॥ इस ओर श्रीरामचन्द्रजी वनमें लक्ष्मणको आया हुआ देख विषादसागरमें निमग्न हुए और काल व्यतीत न कर अपने आश्रममे आय फिर सीताको न देखा ॥ ४३ ॥ तब तत्काल मूर्च्छित होकर पृथ्वीपर गिरगये बहुत देर पीछे चेत होनेपर विलाप करते करते इधर उधर उसकी खोजमें विचरने लगे ॥ ४४ ॥ कुछ दिनों पीछे गोदावरीके तटपर उसकी सुधि पाय वानरसैन्यकी सहायतासे समुद्रमें पुल बाँधा ॥ ४५ ॥ फिर सेनासहित लंकामें प्रवेश करके बाणोंके द्वारा रावणको बांधवोंसहित मारडाला ॥ ४६ ॥ अनन्तर सीताकी अग्निपरीक्षाका समय उपस्थित हुआ तिस काल हुताशनने श्रीराम

गतेचलक्ष्मणेरामंरावणोदुर्निवारणः ॥ सीतांगृहीत्वाप्रययौलंकामेवस्वलीलया ॥ ४२ ॥ विषसादचरामश्चवनेदृष्ट्वाचलक्ष्मणम् ॥ तूर्णंच स्वाश्रमंगत्वासीतांनैवददर्शसः ॥ ४३ ॥ मूर्च्छांसंप्रापसुचिरंविललापभृशंपुनः ॥ पुनःपुनश्चबभ्राम तदन्वेषणपूर्वकम् ॥ ४४ ॥ कालेन प्राप्यतद्वार्तांगोदावरीनदीतटे ॥ सहायान्वानरान्कृत्वाबबंधसागरंहरिः ॥ ४५ ॥ लंकांगत्वारघुश्रेष्ठोजघानसायकेनच ॥ कालेनप्राप्यतंहत्वारावणंबांधवैःसह ॥ ४६ ॥ तांचवह्निपरीक्षांचकारयामाससत्वरम् ॥ हुताशस्तत्रकालेतुवास्तवींजानकींददौ ॥ ४७ ॥ उवाचछायावह्निंचरामंचविनयान्विता ॥ करिष्यामीतिकिमहंतदुपायंवदस्वमे ॥ ४८ ॥ श्रीरामाग्नीऊचतुः ॥ त्वंगच्छतपसेदेविपुष्करंचसुपुण्यदम् ॥ कृत्वातपस्यांतत्रैवस्वर्गलक्ष्मीर्भविष्यसि ॥ ४९ ॥ साचतद्वचनंश्रुत्वाप्रतप्यपुष्करेतपः दिव्यंत्रिलक्षवर्षंचस्वर्गलक्ष्मीर्बभूवह ॥ ५० ॥ साचकालेनतपसायज्ञकुंडसमुद्भवा ॥ कामिनीपांडवानांचद्रौपदीद्रुपदात्मजा ॥ ५१ ॥ कृतेयुगेवेदवतीकुशध्वजसुताशुभा ॥ त्रेतायांरामपत्नीचसीतेतिजनकात्मजा ॥ ५२ ॥

चन्द्रजीके हाथमे प्रकृत सीताको समर्पण किया ॥ ४७ ॥ तब छायासीताने विनीतभावसे अग्नि और श्रीरामचन्द्रजीसे कहा हे प्रभो ! अब मैं क्या करूं इसका उपाय बताइये ॥ ४८ ॥ अग्नि और श्रीरामचन्द्रजी दोनोंने छायासीतासे कहा हे देवि! तुम तपआचरणके लिये पुण्यप्रद पुष्करतीर्थमें जाओ वहां कुछ काल तप करके सहजमें ही स्वर्गलक्ष्मी होसकोगी ॥ ४९ ॥ छायारूपी सीता यह बात सुन, दिव्य तीन लाखवर्षपर्यन्त पुष्करमें तपस्या कर स्वर्गलक्ष्मी हुई ॥ ५० ॥ अन्तमें यह स्वर्गलक्ष्मीही एकसमय यज्ञकुण्डसे उत्पन्न हुई यही द्रुपदकी कन्या होकर पांच पांडवोंकी पत्नी हुई थी ॥ ५१ ॥ वही सत्ययुगमे कुशध्वजकी कन्या वेदवती

समीप रक्खो॥ ३१॥जब सीताकी परीक्षाका समय उपस्थित होगा,तब मैं इसको पुनर्वार तुम्हैं समर्पण करूंगा. देवताओंने मिलकर मुझे तुम्हारे पास भेजा है मैं यथार्थमे ब्राह्मण नहीं हूं मैं अग्नि हूं॥ ३२॥श्रीरामचन्द्रजी अग्निके वचन सुनकर उनमें सम्मत हुए,किन्तु उनका हृदय विदीर्ण होने लगा उन्होने लक्ष्मणजीसे यह सब बात कुछ न कही॥ ३३॥अग्निने योगबलसे मायासीताको उत्पन्न किया.हे वत्स नारद!वह मायासीता सब अंगोंमें प्रकृत सीताके समान हुई,तब उन्होंने वह मायारूपी सीता श्रीरामचंद्रजीके हाथमे समर्पण करी॥ ३४॥हुताशन प्रकृत सीताको ग्रहणपूर्वक "यह बात किसी प्रकार भी दूसरेके निकट प्रकाशित न हो" यह कहकर चलेगये.इधर दूसरेकी बात तो क्या कहै,लक्ष्मणभी उस बातको कुछ न जानसके ॥ ३५॥ एकदिन सहसा एक सुवर्णमृग श्रीरामचंद्रजीको दिखाई दिया सीताने उस सुवर्णमृगके लिये यत्नपूर्वक श्रीरामचंद्रजीको भेजा॥ ३६॥सुतरां वनमे सीताकी रक्षाके लिये लक्ष्मणजीको वहांरख स्वयं शीघ्रतासहित वहां

दास्याम्सिसीतांतुभ्यंचपरीक्षासमयेपुनः ॥ देवैःप्रस्थापितोऽहंचनचविप्रोहुताशनः ॥३२॥रामस्तद्वचनंश्रुत्वानप्रकाश्यचलक्ष्मणम् ॥ स्वीकारंवचसश्चक्रेहृदयेनविदूयता ॥ ३३ ॥ वह्नियोंगेनसीतायामायासीतांचकारह ॥ तत्तुल्यगुणसर्वांगांददौरामायनारद॥३४॥ सीतांगृहीत्वासययौगोप्यंवक्तुंनिषिध्यच ॥ लक्ष्मणोनैवबुबुधेगोप्यमन्यस्यकाकथा ॥ ३५ ॥ एतस्मिन्नंतरेरामोददर्शकानकंमृगम् ॥ सीतातंप्रेरयामासतदर्थेयत्नपूर्वकम् ॥ ३६ ॥ संन्यस्यलक्ष्मणंरामोजानक्यारक्षणेवने ॥ स्वयंजगामतूर्णंतंविव्याधसायकेनच ॥३७॥ लक्ष्मणेतिचशब्दंसकृत्वाचमाययामृगः ॥ प्राणांस्तत्याजसहसापुरोदृष्ट्वाहरिंस्मरन् ॥ ३८ ॥ मृगदेहंपरित्यज्यदिव्यरूपंविधायच ॥ रत्ननिर्माणयानेनवैकुंठंसजगामह ॥ ॥ ३९ ॥ वैकुंठलोकद्वार्यासीत्किंकरोद्वारपालयोः ॥ पुनर्जगामतद्वारमादेशाद्वारपालयोः॥४०॥अथशब्दंचसाश्रुत्वालक्ष्मणेतिचविक्लवम् ॥ तंहिसाप्रेरयामासलक्ष्मणंरामसन्निधौ ॥ ४१ ॥

जाय एक बाणसे उस स्वर्णमृगको वींध डाला ॥ ३७॥ विद्ध होतेही उस मायामृगने "हा लक्ष्मण" कहकर ऊंचे स्वरसे चीत्कार करके सामने खडे हरिका दर्शन और हरिनाम स्मरण करते करते प्राणत्याग किया ॥ ३८॥ तब उसका वह मृगदेह दूर होकर दिव्यमूर्त्तिका आविर्भाव हुआ. वह रत्ननिर्मित विमानमें चढकर वैकुण्ठ धाममें गया ॥ ३९॥ यह मायामृग पूर्वमें वैकुण्ठके दो द्वारपालोका किंकर था, किन्तु कार्यवश राक्षसयोनि पाई थी, इस समय भगवान् भक्तहितकारी असुरारी कौसल्यानन्दवर्द्धक श्रीरामचन्द्रजीके हाथसे मृत्युको प्राप्त हो फिर उन्हीं वैकुण्ठके दोनों द्वारपालोंका किंकर हुआ ॥ ४०॥इधर देवी सीताने "हा लक्ष्मण!"यह आर्त्तनाद सुनतेही अत्यन्त कातर हो लक्ष्मणको श्रीरामचन्द्रजीके निकट भेजा, लक्ष्मणके आश्रमसे बाहर होतेही दुर्निवार रावण सीताको लेकर अत्यानन्दसे

रावणसे यह बात कहकर योगबलसे देहत्याग किया, तब रावण वेदवतीका वह देह गंगाके जलमें डालकर अपने भवनको चलागया॥ १९॥किन्तु "क्या आश्चर्य देखा" इस रमणीने किस अद्भुत कार्यका अनुष्ठान किया ?रावण वारंवार यह चिन्ता करके विलाप करने लगा ॥२०॥ हे वत्स ! पवित्रस्वभाव यह वेदवतीने ही एक समयमें जनकात्मजा सीता होकर जन्मग्रहण किया था, इस सीताके निमित्तही रावण वंशसमेत मृत्युको प्राप्त हुआ है॥ २१॥इस तपस्विनीनेही जन्मांतरीय तपके प्रभावसे रामचन्द्ररूपी पूर्णतम हरिको पतिलाभ ॥२२॥ और बहुत कालतक उन दुराराध्य जगत्पतिके संग परमसुखसे काल बिताया ॥२३॥ उन्होंने जातिस्मरा होनेपर भी पूर्वजन्मकृत कठोर तपस्याका क्लेश कुछ भी अनुभव नहीं किया. क्योंकि कष्ट सफल होनेपर कष्टको कष्ट कहकर बोध नहीं किया जाता ॥ ॥२४॥ नवयौवना सीता सुकुमार शान्त सुरसिक सर्वप्रधान देवस्त्रियोंमें मनोहर गुणवान् अभिलषित पतिलाभ करनेसे बहुत काल अनेक प्रकारके सौभाग्य सुख

अहोकिमद्भुतंदृष्टंकिंकृतंवानयाऽधुना ॥ इतिसंचित्यसंचित्यविललापपुनःपुनः ॥ २० ॥ साचकालांतरेसाध्वीबभूवजनकात्मजा ॥ सीतादे वीतिविख्यातायदर्थेरावणोहतः ॥ २१ ॥ महातपस्विनीसाचतपसापूर्वजन्मतः ॥ लेभेरामंचभर्तारंपरिपूर्णतमंहरिम् ॥ २२ ॥ संप्रापत पसाराध्यंदुराराध्यंजगत्पतिम् ॥ सारमासुचिरंरेमेरामेणसहसुंदरी ॥ २३ ॥ जातिस्मरानस्मरतितपसश्चक्लमंपुरा ॥ सुखेनतज्जहौसर्वंदुःखचाऽ पिसुखंफले ॥ २४ ॥ नानाप्रकारविभवंचकारसुचिरंसती ॥ संप्राप्यसुकुमारंतमतीवनवयौवना ॥२५॥ गुणिनंरसिकंशांतंकांतंदेवमनुत्तमम् ॥ स्त्रीणांमनोज्ञंरुचिरंतथालेभेयथेप्सितम् ॥ २६ ॥ पितुःसत्यपालनार्थंसत्यसंधोरघूद्वहः ॥ जगामकाननंपश्चात्कालेनचबलीयसा ॥ २७ ॥ तस्थौसमुद्रनिकटेसीतयालक्ष्मणेनच ॥ ददर्शतत्रवह्निंचविप्ररूपधरंहरिः ॥ २८ ॥ रामंचदुःखितंदृष्ट्वासचदुःखीबभूवह ॥ उवाचकिंचित्सत्येष्टं सत्यंसत्यपरायणः ॥ २९ ॥ द्विजउवाच ॥ भगवच्छ्रूयतांरामकालोऽयंयदुपस्थितः ॥ सीताहरणकालोऽयंतवैवसमुपस्थितः ॥ ३० ॥ दैवंच दुर्निवार्यंचनचदैवात्परोबली ॥ जगत्प्रसूंमयिन्यस्यछायांरक्षांतिकेऽधुना ॥ ३१ ॥

भोग करने लगी॥ २५॥ २६॥किन्तु बलवान्कालकी गति दुर्निवार है. कालके प्रभावसे पिताका सत्यपालन करनेके निमित्त उन सत्यप्रतिज्ञ रघुकुलधुरंधर श्रीरामचंद्रजीको वनवासका आश्रय लेना पडा॥ २७॥वह सीता और लक्ष्मणके संग समुद्रके तटपर वास करने लगे. एक समय हुताशन ( अग्नि ) ब्राह्मणका वेषधारण करके उनके समीप आये॥ २८॥ब्राह्मणरूपी वैश्वानर श्रीरामचन्द्रजीको दुःखित देखकर स्वयं दुःखित हुए और उन्हीं सत्यपरायण हुताशनने सत्यस्वरूप रामचंद्रजीसे कहा॥ २९॥द्विज बोले हे भगवन् श्रीरामचंद्रजी!जैसा समय आया है सो कहता हूं सुनो,तुम्हारी सीता हरीजानेका समय उपस्थित है॥ ३०॥ दैवकी गति दुर्निवार है, दैवसे बलवान् दूसरा अन्य कोई नहीं है. इस कारण तुम जगज्जननी सीताको मेरे हाथमें समर्पण करो और इस छायारूपी सीताको अपने

यह बात सुनतेही वेदवतीके आनंदकी सीमा न रही, वह फिर गंधमादन पर्वतके निर्जनप्रदेशमे बैठकर तप करने लगी ॥१०॥ बहुत काल तपस्या करते
एक दिन दुर्निवार रावण अतिथिवेषमें वहां उपस्थित हुआ ॥११॥ वेदवतीने देखतेही अतिथिभक्तिवशतः उसको पैर धोनेको जल, स्वादिष्ठ फल और
पानी दिया ॥१२॥ पापिष्ठने आतिथ्य स्वीकारपूर्वक उसके समीप बैठकर पूछा कि हे कल्याणि ! तुम कौन हो ? ॥ १३ ॥ वह दुराचारी उस (
म्बवाली ) पीनपयोधरसम्पन्न शरत्पंकजवदना हास्यमुखी सुदती सुन्दरीको देखकर ॥ १४ ॥ कामबाणसे जर्जरित होगया और बाहु
एकबारही तिरोहित होगया और वह पापाशय वेदवतीको आकर्षण करके बलात्कार करनेमें उद्यत हुआ ॥ १५ ॥ सती वेदवतीने यह

इतिश्रुत्वाचसाहृष्टाचकारहपुनस्तपः ॥ अतीवनिर्जनस्थानेपर्वतेगंधमादने ॥ १० ॥ तत्रैवसुचिरंतप्त्वाविश्वस्यसमुवाससा ॥ ददर्शपुरतस्तत्र
रावणंदुर्निवारणम् ॥ ११ ॥ दृष्ट्वासाऽतिथिभक्त्याचपाद्यंतस्मैददौकिल ॥ सुस्वादभूतंचफलंजलंचाऽपिसुशीतलम् ॥ १२ ॥ तच्चभुक्त्वा
सपापिष्ठश्चोवासतत्समीपतः ॥ चकारप्रश्नमितितांकात्वंकल्याणिवर्तसे ॥ १३ ॥ तांदृष्ट्वासवरारोहांपीनश्रोणिपयोधराम् ॥ शरत्पद्मोत्सवा
स्यांचसस्मितांसुदतींसतीम् ॥ १४ ॥ मूर्च्छामवापकृपणःकामबाणप्रपीडितः ॥ सकरेणसमाकृष्य शृंगारंकर्तुमुद्यतः ॥ १५ ॥ सतीचुकोप
दृष्ट्वातंस्तंभितंचचकारह ॥ सजडोहस्तपादैश्चकिंचिद्वक्तुंनचक्षमः ॥ १६ ॥ तुष्टावमनसादेवींप्रययौपद्मलोचनाम् ॥ सातुष्टातस्यस्तवनंसुकृतं
चचकारह ॥ १७ ॥ साशशापमदर्थेत्वंविनंक्ष्यसिसबांधवः ॥ स्पृष्टाऽहंचत्वयाकामाद्बलंचाऽप्यवलोकय ॥ ॥ १८ ॥ इत्युक्त्वासाचयोगे
नदेहत्यागंचकारसा ॥ गंगायांतांचसंन्यस्यस्वगृहंरावणोययौ ॥ १९ ॥

देखकर कुपित हो अपने तपके प्रभावसे उसको स्तम्भित किया, अधिक क्या वह जडके समान बैठा रहा उसको हाथ पैरादि चलाने वा बोलनेकी
भी सामर्थ्य न रही ॥ १६ ॥ तब दुरात्मा मनहीमनमें पद्मपलाशलोचना सती वेदवतीका स्तव करने लगा, पराशक्तिकी स्तुति कभी व्यर्थ होने
वाली नहीं है, उन्होंनें संतुष्ट होकर उसको परलोकप्रद सुकृति प्रदान की ॥ १७ ॥ किन्तु उसके द्वारा यह शाप दिया गया "जब तैंने कामके वशीभूत होकर
मेरे अंगको स्पर्श किया है तब मेरे लियेही तुझको वंशसहित ध्वंस होना पडेगा, इस समय मेरी कितनी सामर्थ्य है देख" ॥ १८ ॥ हे वत्स नारद ! वेदवतीने

तुम भी अपने अपने स्थानको जाओ ॥ ५० ॥ हे वत्स नारद! भगवान् विष्णु इसप्रकार कहकर भार्याके सहित सभासे अन्तःपुरमें चलेगये और देवताओंने भी परमानन्दसे अपने अपने स्थानको प्रस्थान किया ॥ और इस ओर पूर्णतम महादेवजी भी तपस्या करनेके लिये तत्काल वहांसे चले गये ॥ ५१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ ॥ नारायणने कहा हे देवर्षे ! धर्मराज और कुशध्वज दोनोंने घोर तपस्याद्वारा लक्ष्मीकी आराधना करके उनसे अभिमत ( वांछित ) वरलाभ किया ॥ १ ॥ इस वरसे वह फिर पृथ्वीश्वर होगये, उनके पुण्यकी सीमा न रही दोनोंही पुत्रमुख देखनेमे अधिकारी हुए ॥ २ ॥ कुशध्वजकी पत्नीका नाम मालावती था सती मालावतीने बहुत कालके पीछे कमलाका अंश स्वरूप एक कन्या उत्पन्न की ॥ ३ ॥

इत्युक्त्वाचसलक्ष्मीकःसभातोऽभ्यंतरंगतः ॥ देवाजग्मुःसंप्रहृष्टाःस्वाश्रमंपरमंमुदा ॥ ५१ ॥ शिवश्चतपसेशीघ्रंपरिपूर्णतमोययौ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेनारायणनारदसंवादेशक्तिप्रादुर्भावेपंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ लक्ष्मींतौचसमाराध्यचोग्रेणतपसामुने ॥ वरमिष्टंचप्रत्येकंसंप्रापतुरभीप्सितम् ॥ १ ॥ महालक्ष्मीवरेणैवतौपृथ्वीशौबभूवतुः ॥ पुण्यवंतौपुत्रवंतौधर्मध्वजकुशध्वजौ ॥ २ ॥ कुशध्वजस्यपत्नीचदेवीमालावतीसती ॥ सासुषावचकालेनकमलांशांसुतांसतीम् ॥ ३ ॥ साचभूयिष्ठकालेनज्ञानयुक्ताबभूवह ॥ कृत्वावेदध्वनिस्पष्टमुत्तस्थौसूतिकागृहात् ॥ ४ ॥ वेदध्वनिंसाचकारजातमात्रेणकन्यका ॥ तस्मात्तांचवेदवतींप्रवदंतिमनीषिणः ॥ ५ ॥ जातमात्रेणसुस्नाताजगामतपसेवनम् ॥ सर्वैर्निषिद्धायत्नेननारायणपरायणा ॥ ६ ॥ एकमन्वंतरंचैवपुष्करेचतपस्विनी ॥ अत्युग्रांचतपस्यांचलीलयाहिचकारसा ॥ ७ ॥ तथाऽपिपुष्टानक्लिष्टानवयौवनसंयुता ॥ शुश्रावसाचसहसासुवाचमशरीरिणीम् ॥ ८ ॥ जन्मांतरेचतेभर्ताभविष्यतिहरिःस्वयम् ॥ ब्रह्मादिभिर्दुराराध्यंपतिंलप्स्यसिसुंदरि ॥ ९ ॥

यह कन्या लक्ष्मीका अंश होनेके कारण जन्मतेही ज्ञानपूर्ण हुई और उत्पन्न होतेही सूतिकागृहसे स्पष्ट वेद पाठकर उठी ॥ ४ ॥ जो कि उसने वेदध्वनि की इसी कारण पण्डितोंने उसको वेदवती संज्ञा प्रदानकी थी ॥ ५ ॥ वह जन्म लेनेके पीछे स्नान करके तपके अर्थ वन जानेमे उद्यत हुई, जानेके समय उस नारायण परायणा वेदवतीको यत्नपूर्वक सबनेही निषेध किया किन्तु उसने किसीप्रकार भी उनकी बातोंपर कान नहीं दिया ॥ ६ ॥ एक मन्वन्तर कालतक पुष्करमें जाकर लीलासेही उसने अतिदुष्कर तपस्या की ॥ ७ ॥ तोभी उसका शरीर कुछ शीर्ण नहीं हुआ वरन् क्रमसे मोटा होने लगा क्रमानुसार शरीरमें नवयौवनका आविर्भाव हुआ ॥ ८ ॥ एक दिन यह आकाशवाणी उसके कर्णमें प्रविष्ट हुई कि, "हे सुन्दरि! जन्मान्तरमें ब्रह्मादिवंदित श्रीहरि स्वयं तुम्हारे स्वामी होंगे" ॥ ९ ॥

परमभक्त है इस कारण मेरे प्राणोंसे भी प्रिय है. भास्करका उसको शाप देनाही मेरे क्रोधका कारण हुआ है॥ ४१ ॥ पुत्रस्नेहके वश मै अतिशय दुःखित होकर सूर्यका वध करनेमे उद्यत हुआ हूं सूर्य प्रथम तो ब्रह्माकी शरणागत हुए थे किन्तु अब विधाताको संगलेकर आपके निकट आये है ॥ ४२ ॥ जो विपन्न (दुःखी) होकर मनसे वा वचनसे तुम्हारी शरणागत होता है, वह एकबार ही निरापद और शंकारहित हो जाता है बरन् जरा, मृत्यु वर्जित होता है॥ ४३ ॥ और जो स्वशरीरसे तुम्हारी शरणागत होता है उसको जैसा फल प्राप्त होता है, उसका क्या वर्णन करूं वास्तवमे हारिका स्मरण करनेसे कोई भय नहीं रहता बरन् सदा सब प्रकार मंगल लाभ होता है ॥ ४४ ॥ हे जगत्प्रभो । आप अब बताइये सूर्यके शापसे हतश्री हुए मेरे मूढ भक्तका उपाय क्या होगा? ॥ ४५ ॥ विष्णुने कहा हे शंकर! दैवघटनाके कारण

पुत्रवत्सलशोकेनसूर्यहंतुंसमुद्यतः ॥ सब्रह्माणंप्रपन्नश्चसूर्यश्चसविधिस्त्वयि ॥ ४२ ॥ त्वयियेशरणापन्नाध्यानेनवचसाऽपिवा ॥ निरापदोविशंकास्तेजरामृत्युश्चतोंजितः ॥ ४३ ॥ प्रत्यक्षंशरणापन्नास्तत्फलंकिंवदामिभोः ॥ हरिस्मृतिश्चाऽभयदासर्वमंगलदासदा ॥ ४४ ॥ किंमेभक्तस्य भवितातन्मेब्रूहिजगत्प्रभो ॥ श्रीहतस्याऽस्यमूढस्यसूर्यशापेनहेतुना ॥ ४५ ॥ विष्णुरुवाच ॥ कालोऽतियातोदैवेनयुगानामेकविंशतिः ॥ वैकुण्ठेवटिकार्धेनशीघ्रंगच्छत्वमालयम् ॥ ४६ ॥ वृषध्वजोमृतःकालादुर्निवार्यात्सुदारुणात् ॥ रथध्वजश्चतत्पुत्रोमृतःसोऽपिश्रियाहतः ॥ ॥ ४७ ॥ तत्पुत्रौचमहाभागौधर्मध्वजकुशध्वजौ ॥ हृतश्रियौसूर्यशापात्स्मृतौपरमवैष्णवौ ॥ ४८ ॥ राज्यभ्रष्टौश्रियाभ्रष्टौकमलातपसारतौ॥ तयोश्चभार्ययोर्लक्ष्मीःकलयाचभविष्यति ॥ ४९ ॥ संपद्युक्तौतदातौचनृपश्रेष्ठौभविष्यतः ॥ मृतस्तेसेवकःशंभोगच्छयूयंचगच्छत ॥ ५० ॥

वैकुण्ठमें आनेसे इस आधीघटीमें मर्त्यलोकके मध्य इकीस युग बीतगये हैं अब तुम शीघ्र अपने स्थानको जाओ ॥ ४६ ॥ दुर्निवार दारुण कालके प्रभावसे वृषध्वजको लोकान्तर प्राप्त हुआ है, उसका पुत्र रथध्वज भी हतश्री होकर कराल कालकवलमें निपतित हुआ है ॥ ४७ ॥ रथध्वजके धर्मध्वज और कुशध्वज नामक दो महाभाग पुत्रोंने जन्म लिया है वह दोनोंही परमवैष्णव हैं, किन्तु सूर्यके शापसे हतश्री हुए है ॥ ४८ ॥ वह राज्यभ्रष्ट और श्रीभ्रष्ट होनेसे महालक्ष्मीकी आराधनामें अनुरक्त हुए है महालक्ष्मी उन दोनोंकी भार्याओंके शरीरसे अंशमे अवतीर्ण होंगी॥ ४९ ॥ तब फिर धर्मध्वज और कुशध्वज दोनों लक्ष्मीके अनुग्रहसे सम्पद्युक्त होकर नृपश्रेष्ठ होंगे. हे शंभो! तुम्हारा सेवक वृषध्वज कालकवलमें पतित हुआ है अतएव तुम अपने स्थानको जाओ. हे ब्रह्मन्! हे भास्कर हे कश्यप!

प्रकार कहतेही थे कि, इसी अवसरमें रक्तपद्मके समान लोहितनेत्र किये बैलपर चढे शूलधारी महादेवजी वहां आनकर उपस्थित हुए ॥ ३१॥ और बैलसे उतर भक्तिभावसे कन्धे झुकाय उन शान्तप्रकृति परात्पर लक्ष्मीकान्तको प्रणाम किया ॥ ३२॥ लक्ष्मीकान्त इस समय रत्नमय गहनोंसे विभूषित होकर रत्नसिंहासनपर विराजमान थे. उनके मस्तकमें किरीट, कानोंमे दो कुण्डल, देदीप्यमान हाथमें चक्रास्त्र, गलेमें वनमाला॥ ३३॥ वर्ण नवीन नीले मेघके समान श्याममूर्त्ति अतीव मनोहर चतुर्भुज पार्षद चारो हाथोंसे श्वेत चामर बीजन करते थे ॥ ३४॥ सर्वाङ्गमे चन्दन विलेपन और परिधान पीताम्बर था वह परमात्मा भक्तवत्सल भगवान् रत्नसिंहासनपर बैठ पद्माका दिया ताम्बूल चर्वण और हास्यवदनसे विद्याधरियोका नृत्य गीत दर्शन और श्रवण करते थे॥ ३५॥ ३६॥महादेवजीने उपस्थित

अवरुह्यवृषात्तूर्णंभक्तिनम्रात्मकन्धरः ॥ ननामभक्त्यातंशांतंलक्ष्मीकांतंपरात्परम् ॥ ३२ ॥ रत्नसिंहासनस्थंचरत्नालंकारभूषितम् ॥ किरीटिनंकुंडलिनंचक्रिणंवनमालिनम्॥३३॥ नवीननीरदश्यामंसुंदरंचचतुर्भुजम् ॥ चतुर्भुजैःसेवितंचश्वेतचामरवायुना ॥३४॥ चंदनोक्षितसर्वांगंभूपितंपीतवाससम्॥लक्ष्मीप्रदत्ततांबूलंभुक्तवंतंचनारद॥३५॥विद्याधरीनृत्यगीतंपश्यंतंसस्मितंसदा॥ईश्वरंपरमात्मानंभक्तानुग्रहविग्रहम्॥३६॥ तंननाममहादेवोब्रह्मणानमितश्वसः॥ननामसूर्योभक्त्याचसंत्रस्तश्चंद्रशेखरम्॥३७॥कश्यपश्चमहाभक्त्यातुष्टावचननामच ॥ शिवःसंस्तूयसर्वेशंसमुवाससुखासने ॥ ३८ ॥ सुखासनेसुखासीनंविश्रांतंचंद्रशेखरम् ॥ श्वेतचामरवातेनसेवितंविष्णुपार्षदैः ॥ ३९ ॥ पीयूषतुल्यमधुरंवचनंसुमनोहरम् ॥ विष्णुरुवाच ॥ आगतोऽसिकथंचाऽत्रवदकोपस्यकारणम् ॥ ४० ॥ महादेवउवाच ॥ वृषध्वजंचमद्भक्तंममप्राणाधिकंप्रियम् सूर्यःशशापइतिमेप्रकोपस्यतुकारणम् ॥ ४१ ॥

होकर जैसेही नारायणको प्रणाम किया उसी समय उन ब्रह्माने भी भूतनाथको प्रणाम किया सूर्य भी तटस्थ होकर भक्तिभावसे उन चन्द्रशेखरके चरणोंमें अवनत हुए ॥ ३७ ॥ फिर कश्यपजीभी महाभक्तियुक्त हो उनको प्रणाम करके स्तव करने लगे. इस ओर भगवान् शंकर भी नारायणकी स्तुति करके सिंहासनपर विराजमान हुए ॥ ३८॥चन्द्रशेखरके आसनपर बैठनेसे नारायणके पार्षद श्वेत चामर लेकर उनको वीजन करनेलगे ॥ ३९॥ इसी समय विष्णुने अमृतधारावर्षी मधुरस्वरद्वारा शंकरसे कहा-विष्णु बोले हे महेश्वर!यहां आनेका कारण क्या है?किस निमित्त कुपित हुए हो?॥ ४०॥महादेवजी बोले हे विष्णो!राजा वृषध्वज मेरा

तो मैं तत्काल चक्रधारणपूर्वक वहां जाकर उसकी रक्षा करता हूं॥ २१ ॥हे देवगण ! मैं जगत्की सृष्टि स्थिति और प्रलय करता हूं मैं विष्णुरूपसे सब जगत्का पालन, ब्रह्मरूपसे सब जगत्की सृष्टि और शिवरूपसे सब जगतका संहार करता हूं ॥ २२ ॥ मैं ही शिव, मै ही तुम और मैं ही त्रिगुणात्मक सूर्य हूं. मैंही अनेक प्रकारके रूप धारण करके जगत्को पालन करता हूं ॥ २३ ॥ तुम अपने स्थानको जाओ तुमको भय क्या है?मै कहता हूं आजसे तुम्हारा महादेवजनित भय दूर हुआ ॥ २४ ॥ सर्वेश्वर भगवान् शंकर साधुओंकी गति हैं वह भक्ताधीन और भक्तवत्सल हैं ॥ २५ ॥सूर्य और शिव दोनोंही मुझे प्राणोंसेभी प्रिय हैं. हे ब्रह्मन् ! ब्रह्माण्डमें शंकर और सूर्यके समान तेजस्वी और कोई नहीं है ॥ २६ ॥ महादेवजी लीलापूर्वकही करोड सूर्य और करोड ब्रह्माकी सृष्टि करसक्ते हैं प्रभु

पाताऽहंजगतांदेवाःकर्ताचसततंसदा ॥ स्रष्टाचब्रह्मरूपेणसंहर्ताशिवरूपतः ॥ २२ ॥ शिवोऽहंत्वमहंचाऽपिसूर्योऽहंत्रिगुणात्मकः ॥ विधा यननानारूपंचकरोमिसृष्टिपालनम् ॥ २३ ॥ यूयंगच्छतभद्रंवोभविष्यतिभयंकुतः ॥ अद्यप्रभृतिमद्वरेणभयंवोनास्तिशंकरात् ॥ २४ ॥ सर्वे शोवैसभगवाञ्छंकरश्चसतांपतिः ॥भक्ताधीनश्चभक्तानांभक्तात्माभक्तवत्सलः ॥ २५ ॥ सुदर्शनःशिवश्चैवममप्राणाधिकःप्रियः ॥ ब्रह्माण्डेषुन तेजस्वीहेब्रह्मन्ननयोःपरः ॥ २६ ॥ शक्तःस्रष्टुंमहादेवःसूर्यकोटिंचलीलया ॥ कोटिंचब्रह्मणामेवंनाऽसाध्यंशूलिनःप्रभोः ॥ २७ ॥ बाह्यज्ञा नंनैवकिंचिद्ध्यायतेमांदिवानिशम् ॥ मन्मंत्रान्मद्गुणान्भक्त्यापंचवक्रेणगायति ॥ २८ ॥ अहमेवंचिंतयामितत्कल्याणंदिवानिशम् ॥ यथा चमांप्रपद्यंतेतांस्तथैवभजाम्यहम् ॥ २९ ॥ शिवस्वरूपोभगवाञ्छिवाधिष्टातृदेवता ॥ शिवंभवतितस्माच्चशिवंतेनविदुर्बुधाः ॥ ३० ॥ एत स्मिन्नंतरेतत्रजगामशंकरःस्थितः ॥ शूलहस्तोवृषारूढोरक्तपंकजलोचनः ॥ ३१ ॥

शूलपाणिको कुछ भी असाध्य नहीं है ॥२७॥ वह बाह्य ( बाहरी ) ज्ञानरहित होकर दिन रात मेरे ध्यानमें निमग्न रहते हैं; वह तद्गतचित्त हो भक्तिपूर्वक पंचमुखसे केवल मेराही मन्त्र जप और मेरेही गुणोंका गान करते है ॥ २८॥ मैं भी दिन रात उनके कल्याणकी चिन्तामें रत रहता हूं. मेरा जो जिस भावसे भजन करता है, मै भी उसके प्रति वैसाही अनुग्रह प्रकाश करता हूं ॥ २९ ॥ भगवान् महादेव शिवस्वरूप अर्थात् मंगलमय हैं, वह शिवके अर्थात् मोक्षके अधिष्ठात्री देवता है उनसे शिव अर्थात् मोक्षपद लाभ होता है. इसीकारण पण्डितोंने उनको "शिव नाम प्रदान किया है" ॥ ३०॥ हे वत्स नारद ! नारायण इस

देवसावर्णिके पुत्रका नाम इन्द्रसावर्णि था इन्द्रसावर्णिके समान विष्णुभक्त अतिविरले हैं उनकेही पुत्रका नाम वृषध्वज है वृषध्वज घोरतर शैव थे॥ १०॥ शंकरने स्वयं उनके भवनमे देवमानके तीन युग पर्यन्त वास किया था यही नहीं बरन् भगवान् भूतनाथ पुत्रसे भी अधिक उनपर स्नेह रखते थे॥ ११॥वृषध्वज नारायण लक्ष्मी वा सरस्वती किसीको भी नहीं मानते, शंकरके अतिरिक्त और सब देवताओंकी पूजा एकवार ही छोडदी थी ॥ १२॥ उन्होने उन्मत्त हो भादोंके महीनेमें महालक्ष्मीकी पूजा और माघमासमें श्रीपंचमीकी पूजा॥ १३॥जो सर्वदेवसम्मत थीं, उन सरस्वतीकी पूजा एकबारही छोडदी थी तब सूर्यने यज्ञरहित विष्णु विद्वेपी निन्दक ॥ १४॥ सम्राट् वृषध्वजके प्रति कुपित होकर यह शाप दिया कि "हे राजन् ! जिसप्रकार तुम शुद्ध शिवभक्त हो और किसीको नहीं मानते, ऐसे

तत्पुत्रइंद्रसावर्णिर्महाविष्णुपरायणः ॥ वृषध्वजश्चतत्पुत्रोवृषध्वजपरायणः॥ १०॥यस्याऽऽश्रमेस्वयंशंभुरासीदेवयुगत्रयम् ॥ पुत्रादपिपरःस्नेहो नृपेतस्मिञ्छिवस्यच॥ ११॥नचनारायणंमेनेनलक्ष्मींनसरस्वतीम्॥ पूजांचसर्वदेवानांदूरीभूतांचकारसः ॥१२॥ भाद्रेमासिमहालक्ष्मीपूजांम त्तोबभंजह॥तथामाघीयपंचम्यांविस्तृतांसर्वदैवतैः॥ १३॥पापःसरस्वतीपूजांदूरीभूतांचकारसः॥ यज्ञंचविष्णुपूजांचनिंदंतंतंदिवाकरः ॥ १४॥ चुकोपदेवोभूपेंद्रंशशापशिवकारणात् ॥ भ्रष्टश्रीस्त्वंचभवेतितंशशापदिवाकरः ॥ १५ ॥ शूलंगृहीत्वातंसूर्यमधावच्छंकरःस्वयम् ॥ पित्रासा र्द्धंदिनेशश्चब्रह्माणंशरणंययौ ॥ १६ ॥ शिवस्त्रिशूलहस्तश्चब्रह्मलोकंययौक्रुधा॥ब्रह्मासूर्यंपुरस्कृत्यवैकुंठंचययौभिया ॥ १७॥ ब्रह्मकश्यपमा र्तंडाःसंत्रस्ताःशुष्कतालुकाः ॥ नारायणंचसर्वेशंतेययुःशरणंभिया ॥ १८ ॥ मूर्ध्नाप्रणेमुस्तेगत्वातुष्टुवुश्चपुनःपुनः ॥ सर्वंनिवेदनंचक्रुर्भयस्य कारणंहरौ ॥ १९ ॥ नारायणश्चकृपयातेभ्यश्चह्यभयंददौ ॥ स्थिराभवतहेभीताभयंकिंचमयिस्थिते ॥ २० ॥ स्मरंतियेयत्रतत्रमांविपत्तौभ यान्विताः ॥ तांस्तत्रगत्वारक्षामिचक्रहस्तस्त्वरान्वितः ॥ २१ ॥

ही मैं कहता हूं कि अचिरात् तुम भ्रष्टश्री होगे॥ १५॥देव शंकर शापकी बात सुनतेही कुपित हो स्वयं शूलास्त्र ग्रहण करके सूर्यके प्रति दौडे, तब सूर्य भयसे पिता कश्यपको संग लेकर ब्रह्माकी शरणागत हुए ॥ १६॥ भगवान् शंकर क्रोधमें पूर्ण हाथमें त्रिशूल लिये ब्रह्मलोकमें गये ब्रह्माजी महादेवके भयसे सूर्यको संग लेकर वैकुण्ठधाममें गये ॥ १७ ॥ भयसे ब्रह्मा कश्यप और सूर्यके कण्ठ तालु सूखगये वह वैकुण्ठधाममें उपस्थित शरणागत हो भयसे ॥ १८ ॥ मस्तक झुकाय वारंवार स्तव करने लगे और अन्तमे उनसे भयका यथार्थ कारण कहा ॥१९॥ नारायणने सुनतेही दयाभावसे उनको अभय देकर कहा तुम स्थिर होओ जो मेरे विद्यमान रहते तुम्हारे भयका कोई कारण दिखाई नहीं देता ॥ २०॥जिस किसी स्थानमें पुरुष अवस्थान क्यों न करे यदि भयार्त्त हो मेरा स्मरण करे

वह नित्य गंगाके प्रति विद्वेष प्रकाशकरने लगी किन्तु गंगा उनके प्रति कुछ भी ईर्षाप्रकाश नहीं करती फिर अंतमें एक दिन बहुत विरक्त करनेसे गंगाने कुपित होकर सरस्वतीको भारतमें जन्मग्रहण करनेका शाप दिया ॥ २२ ॥ सुतरां लक्ष्मी, सरस्वती और गंगा, यह तीनो रमापति नारायणकी पत्नी हैं,अन्तमे देवी तुलसी भी उनकी पत्नी हुई थीं सुतरां सब समेत नारायणकी चार पत्नी हैं॥ २३ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भापाटीकायां चतुर्दशोऽध्यायः॥ १४ ॥ नारदजी बोले हे भगवन् ! पतिपरायण तुलसी किसप्रकार नारायणकी पत्नी हुई कौन स्थान उनका जन्मभूमि है वह पूर्वजन्ममें कौन थीं उन्होंने कौन कुल अलंकृत किया था॥ १ ॥और वह किसकी कन्या थीं जो नारायण प्रकृतिके अतीत॥ २ ॥निर्विकार, निरीह ( इच्छारहित ), विश्वात्मा, परब्रह्म और परमेश्वर हैं; जो सबके ईश्वर॥ ३ ॥सर्वज्ञ सर्वकारण सबके आधार पूजनीय सर्वव्यापक और सबके परिपालक हैं.तुलसीने किस तपस्याके फलसे उन नारायणको पतिलाभ किया

नित्यमीर्ष्यतितांवाणीनचगंगासरस्वतीम् ॥ गंगाशशापकोपेनभारतेचहरिप्रिया ॥ २२ ॥ गंगयासहतस्यैवतिस्रोभार्यारमापतेः ॥ सार्धं तुलस्यापश्चाच्चतस्रश्चाऽभवन्मुने ॥ २३ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेचतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ नारदउवाच ॥ नारायणप्रियासाध्वीकथंसाचबभूवह ॥ तुलसीकुत्रसंभूताकावासापूर्वजन्मनि ॥ १ ॥ कस्यवासाकुलेजाताकस्यकन्याकुलेसती ॥ केनवातपसासाचसंप्राताप्रकृतेःपरम् ॥ २ ॥ निर्विकारंनिरीहंचसर्वविश्वस्वरूपकम् ॥ नारायणंपरंब्रह्मपरमेश्वरमीश्वरम् ॥ ३ ॥ सर्वाराध्यंचसर्वेशंसर्वज्ञंसर्वकारणम् ॥ सर्वाधारंसर्वरूपंसर्वेपांपरिपालकम् ॥४॥ कथमेताद्दशीदेवीवृक्षत्वंसमवापह ॥ कथंसाऽप्यसुरग्रस्तासंबभूवतपस्विनी ॥ ५ ॥ सुस्निग्धंमेमनोलोलंप्रेरयन्मांमुहुर्मुहुः ॥ छेत्तुमर्हसिसंदेहंसर्वसंदेहभंजन ॥ ६ ॥ नारायणउवाच ॥ मनुश्चदक्षसावर्णिःपुण्यवान्वैष्णवःशुचिः ॥ यशस्वीकीर्तिमांश्चैवविष्णोरंशसमुद्भवः ॥ ७ ॥ तत्पुत्रोब्रह्मसावर्णिर्धर्मिष्ठोवैष्णवःशुचिः ॥ तत्पुत्रोधर्मसावर्णिर्वैष्णवश्चजितेंद्रियः ॥ ८ ॥ तत्पुत्रोरुद्रसावर्णिर्भक्तिमान्विजितेंद्रियः ॥ तत्पुत्रोदेवसावर्णिर्विष्णुव्रतपरायणः ॥ ९ ॥

॥ ४ ॥ तुलसी ऐसी प्रधान देवी अर्थात् नारायणकी प्रिया होनेपर भी किस प्रकार वृक्षत्वको प्राप्त हुई ? किसप्रकार स्वयं निरपराध होनेपर भी दुर्दान्त असुर अर्थात् असुरके द्वारा ग्रस्त हुई ? ॥ ५ ॥ हे सन्देहभंजन ! मेरा निर्मल चित्त चंचल हो उठा है श्रवणपिपासा मुझको वारंवार व्याकुल करती है अतएव आप मेरा संशय छेदन कीजिये ॥ ६ ॥ नारायणने कहा हे वत्स नारद ! दक्षसावर्णि मनु अत्यन्त पुण्यवान् विष्णुभक्त यशस्वी कीर्त्तिमान् और विष्णुके अंशसे उत्पन्न थे ॥ ७ ॥ दक्षसावर्णिके पुत्र ब्रह्मसावर्णि भी अतिशय धार्मिक विष्णुभक्त और शुद्धसत्त्व थे ब्रह्मसावर्णिके पुत्र धर्मसावर्णि भी विष्णुपरायण और जितेन्द्रिय थे ॥ ८ ॥ धर्मसावर्णिके पुत्र रुद्रसावर्णि भी जितेन्द्रिय और परमभक्त थे, विष्णुपरायण देवसावर्णि रुद्रसावर्णिके पुत्र थे ॥ ९ ॥

हुई इस कन्याको ग्रहण करो, जो उपस्थित कन्याको ग्रहण नहीं करते है ॥ १२ ॥ महालक्ष्मी रुष्ट हो उनको छोडकर चली जाती है,इसमे सन्देह नहीं है. बुद्धिमान्‌ पुरुष कभी प्रकृतिका अपमान नहीं करते ॥ १३ ॥ पुरुषमात्रही सब प्रकृतिसे उत्पन्न हुए हैं और रमणीमात्रही प्रकृतिका अंश हैं, सुतरां प्रकृति और पुरुष दोनों अभिन्न हैं अतएव परस्पर परस्परका अपमान करना कभी उचित नहीं है. यदि कहो कि "गंगा कृष्णासक्त है किस प्रकार मै उसका पाणि ग्रहण करूं" ? तो इस विषयमें यह कहना है कि, श्रीकृष्ण जिसप्रकार गुणातीत और प्रकृतिके अतीत पदार्थ है तुमभी उसी प्रकार हो ॥ १४ ॥ श्रीकृष्णका अर्द्धाङ्ग द्विभुज और अपर अर्द्धांग चतुर्भुज है अतएव श्रीकृष्णमे और तुममें कुछ भी भेद नहीं है राधिका श्रीकृष्णके वामांगसे उत्पन्न हुई है ॥ १५ ॥ सुतरां श्रीकृष्ण स्वयं दक्षिणांश और पद्मा उनका वामांश है.जिसप्रकार राधा और कमला दोनोंमें कुछ भी भिन्नता नहीं है, इसीप्रकार श्रीकृष्णमें और तुममें कुछ

तंविहायमहालक्ष्मीरुष्टायातिनसंशयः ॥ योभवेत्पंडितः सोऽपिप्रकृतिंनावमन्यते ॥ १३ ॥ सर्वेप्राकृतिकाःपुंसःकामिन्यःप्रकृतेःकलाः ॥
त्वमेवभगवान्नाथोनिर्गुणःप्रकृतेःपरः ॥ १४ ॥ अर्धागंद्विभुजःकृष्णोयोऽर्धांगेनचतुर्भुजः ॥ कृष्णवामांगसंभूताबभूवराधिकापुरा ॥ १५ ॥
दक्षिणांशःस्वयंसाचवामांशःकमलातथा ॥ तेनेयंत्वांवृणोत्येवयतस्त्वद्देहसंभवा ॥ १६ ॥ एकांगंचैवस्त्रीपुंसोर्यथाप्रकृतिपूरुषौ ॥ इत्येवमु
क्त्वाधातातांतंसमर्प्यजगामसः ॥ १७ ॥ गांधर्वेणविवाहेनतांजग्राहहरिःस्वयम् ॥ नारायणःकरंधृत्वापुष्पचंदनचर्चितम् ॥ १८ ॥ रेमे
रमापतिस्तत्रगंगयासहितोमुदा ॥ गंगापृथ्वींगतायासास्वस्थानंपुनरागता ॥ १९ ॥ निर्गताविष्णुपादाब्जात्तेनविष्णुपदीतिच ॥ मूर्च्छांसं
प्रापसादेवीनवसंगमलीलया ॥ २० ॥ रसिकासुखसंभोगाद्रसिकेश्वरसंयुता ॥ तांदृष्ट्वादुःखितावाणीपद्मयावर्जिताऽपिच ॥ २१ ॥

भेद नहीं है. सुतरां तुम्हारे देहसे उत्पन्न होनेके कारण यह तुमको पतित्वमें वरण करनेकी अभिलाषा करती है॥ १६॥जिसप्रकार प्रकृति और पुरुष अभेदात्मक है इसीप्रकार स्त्री और पुरुष दोनों एकात्मा हैं. ब्रह्मा नारायणसे इसप्रकार कह गंगाको उनके हाथमे समर्पण कर वहांसे चलेगये ॥ १७ ॥ इधर नारायणने स्वयं गान्धर्व विधानद्वारा गंगाका पुष्पचन्दनचर्चित पाणिग्रहण किया॥ १८॥रमापति पद्माके समान गंगाके संग वैकुण्ठधाममे सुखसे विहार करनेलगे. गंगा सरस्वतीके शापसे पृथ्वीमे अवतीर्ण होकर फिर वैकुण्ठधाममे चलीगई थीं ॥१९॥ वह विष्णुके पादपद्मसे उत्पन्न हुई इसी कारण विष्णुपदीके नामसे विख्यात हुई है. देवी गंगा नारायणके संग नवसमागमके कारण सुखमें एकान्त मूर्च्छित हुई थीं, यही क्या उसके शरीरमें स्पन्दमात्र नहीं रहा॥ २०॥इसप्रकार रसिका गंगा रसिकचूडामणि नारायणके सहित मिलित होकर परमसुखसे कालव्यतीत करने लगीं. लक्ष्मीके निवारण करनेपर भी गंगाके पतिसे सरस्वती की ईर्षादूर न हुई॥ २१॥

नारदजी बोले हे प्रभो ! गङ्गा, लक्ष्मी, सरस्वती और विश्वपावनी तुलसी, यह चारों ही नारायणकी प्रियतमा हैं॥ १ ॥ तिनमें गङ्गाने गोलोकधामसे वैकुण्ठमें गमन किया यह सुना, किन्तु वह किसप्रकार नारायणकी पत्नी हुई यह नहीं सुना अतएव अब यही वर्णन कीजिये॥ २ ॥ नारायणने कहा जगत्स्रष्टा विधाता गङ्गाको आगे करके वैकुण्ठधाममे उपस्थित हुए और वहां जगदीश नारायणको प्रणाम करके कहा॥ ३ ॥ हे प्रभो! जो राधा कृष्णके अंगसे उत्पन्न नहीं हैं जो द्रवमयी नव यौवन सम्पन्न सुशील अलोकसामान्यरूपवती॥ ४ ॥ शुद्ध सत्त्वस्वरूपा तथा क्रोध और अहंकाररहित हैं उन गङ्गाने कृष्णांगसे उत्पन्न होनेके कारण उनके अति रिक्त और किसीको भी पतित्वमें वरण करनेकी अभिलाषा नहीं करी॥ ५ ॥ किन्तु राधा अत्यन्त अभिमानवती और अति उग्रस्वभाव है यही क्या वह गंगाको पान

नारदउवाच ॥ लक्ष्मीःसरस्वतीगंगातुलसीविश्वपावनी ॥ एतानारायणस्यैवचतस्रश्चप्रियाइति ॥ १ ॥ गंगाजगामवैकुंठमिदमेवश्रुतंमया ॥ कथंसातस्यपत्नीचबभूवेतिचनश्रुतम् ॥ २ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ गंगाजगामवैकुंठंतत्पश्चाज्जगतांविधिः ॥ गत्वोवाचतयासार्धंप्रणम्यजगदीश्वरम् ॥ ३ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ राधाकृष्णांगसंभूतायादेवीद्रवरूपिणी ॥ नवयौवनसंपन्नासुशीलासुंदरीवरा ॥ ४ ॥ शुद्धसत्त्वस्वरूपाचक्रोधाहंकारवर्जिता ॥ तदंगसंभवानाऽन्यंवृणोतीयंचतंविना ॥ ५ ॥ तत्रातिमानिनीराधासाचसतेजस्विनीवरा ॥ ससमुद्युक्तापातुमिमांभीतेयंबुद्धिपूर्वकम्॥ ६॥ विवेशचरणांभोजेकृष्णस्यपरमात्मनः ॥ सर्वत्रगोलकंशुष्कंदृष्ट्वाऽहमगमंतदा॥ ७॥ गोलोकेयत्रकृष्णश्चसर्ववृत्तांतप्राप्तये ॥ सर्वांतरात्मासर्वेषांज्ञात्वाऽभिप्रायमेवच ॥ ८॥ बहिश्चकारगंगांचपादांगुष्ठनखाग्रतः ॥ दत्त्वाऽस्यैराधिकामंत्रंपूरयित्वाचगोलकान् ॥ ९ ॥ प्रणम्यतांचराधेशंगृहीत्वाऽत्राऽगमंप्रभो ॥ गांधर्वेणविवाहेनगृहाणेमांसुरेश्वरीम् ॥ १० ॥ सुरेश्वरेषुरसिकरसिकेयंसमागता ॥ त्वंरत्नंपुंसुदेवेशस्त्रीरत्नंस्त्रीष्वियंसती ॥ ११ ॥ विदग्धायाविदग्धेनसंगमोगुणवान्भवेत् ॥ उपस्थितांस्वयंकन्यांनगृह्णातीहयःपुमान् ॥ १२ ॥

करनेमें उद्यत हुई थी॥ ६ ॥ उसने राधाके भयसे तत्काल बुद्धिपूर्वक श्रीकृष्णके चरणकमलोंमें प्रवेश किया सुतरां संपूर्ण गोलोक जलरहित होगया है ॥ ७ ॥ यह देख कर मैं इसका विशेष वृत्तान्त जाननेके लिये गोलोकपति श्रीकृष्णके निकट गया तब सर्वान्तर्यामी श्रीकृष्णने मेरे मनका भाव समझ॥ ८ ॥ तत्काल अपने चरणनखके अग्रभागसे गंगाको बाहर निकाला और फिर राधामंत्रसे दीक्षित करके मेरे हाथमें समर्पण किया॥ ९ ॥ मै भी राधापति श्रीकृष्णको प्रणाम करके गंगाको संग ले आपके निकट आया हूं, अब तुम गांधर्वविधानसे इस सुरेश्वरी गंगाका पाणिग्रहण करो ॥ १० ॥ सुरसमाजमें तुम जैसे सुरसिक हो, यह भी वैसीही है. पुरुषसंप्रदायमें तुम जिसप्रकार रत्न हो यह भी उसीप्रकार रमणियोंमें रत्नस्वरूप है. विशेषकर रसिकके संग रसिकाका समागम अतीव सुखजनक हैं ॥ ११ ॥ तुम स्वयं आई

प्रभाव नहीं है. अब कल्पान्तकाल उपस्थित है इस समय सब विश्व जलमें मग्न है ॥ १२८ ॥ अतएव गोलोकधाम और वैकुण्ठधामके अतिरिक्त अन्यान्य
समस्त विश्वमें जो अपरापर ब्रह्मा विद्यमान थे वह सबही इससमय मेरे शरीरमे विलीन हुए हैं. हे कमलयोने ! इस समय वैकुण्ठधाम और गोलोकधामके अति
रिक्त अन्य समस्तही जलमग्न हैं ॥ १२९ ॥ अब तुम जाकर फिर ब्रह्मलोकादिक्रमसे अपने ब्रह्माण्डकी रचना करो. तब गङ्गा उस नवीन विरचित ब्रह्माण्डमे
जायगी ॥ १३० ॥ मैंभी अन्यान्य विश्व और उन विश्वोंके ब्रह्माण्डोंकी सृष्टि करता हूं किन्तु तुम शीघ्र देवताओंके संग अपना कार्य साधन करनेके निमित्त
जाओ ॥१३१॥ तुमको बहुत विलम्ब होगया है जितने ब्रह्मादिकोंका पतन हुआ है फिर सबकी उत्पत्ति होगी ॥ १३२ ॥ हे मुनिवर ! राधापति श्रीकृष्णने

ब्रह्माद्यायेन्यविश्वस्थास्तेविलीनाऽधुनामयि ॥ वैकुंठंचविनासर्वंजलमग्नंचपद्मज ॥ २९ ॥ गत्वासृष्टिंकुरुपुनर्ब्रह्मलोकादिकंभवम् ॥ स्वंब्रह्मां
डंविरचयपश्चाद्गंगाप्रयास्यति ॥ १३० ॥ एवमन्येषुविश्वेषुसृष्टौब्रह्मादिकंपुनः ॥ करोम्यहंपुनःसृष्टिंगच्छशीघ्रंसुरैःसह ॥ ३१ ॥ गतोबहुतरःका
लोयुष्माकंचचतुर्मुखाः ॥ गताःकतिविधास्तेचभविष्यंतिचवेधसः ॥ १३२॥ इत्युक्त्वाराधिकानाथोजगामांतःपुरेमुने ॥देवागत्वापुनःसृष्टिं
चक्रुरेवप्रयत्नतः॥३३॥गोलोकेचस्थितागंगावैकुंठेशिवलोकके॥ ब्रह्मलोकेस्थिताऽन्यत्रयत्रयत्रपुरः स्थिता ॥ ३४ ॥ तत्रैवसागतागंगाचाज्ञ
यापरमात्मनः ॥ निर्गताविष्णुपादाब्जात्तेनविष्णुपदीस्मृता ॥३५॥ इत्येवंकथितंब्रह्मन्गंगोपाख्यानमुत्तमम् ॥ सुखदंमोक्षदंसारंकिंभूयः श्रोतु
मिच्छसि ॥ ३६ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कन्धेगंगोपाख्याननामत्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

यह कहकर अपने अन्तःपुरमे प्रवेश किया इधर देवतालोगभी तत्काल वहांसे लौटकर फिर यत्नपूर्वक सृष्टिकार्यमें प्रवृत्त हुए ॥ १३३ ॥ गंगाभी फिर पहिलेके
समान गोलोकधाम, वैकुण्ठधाम, शिवलोक, ब्रह्मलोक और अन्यान्य जिस जिस स्थानमें पहिले वास किया था॥ १३४ ॥परमात्मा श्रीकृष्णकी आज्ञानुसार उसी
स्थानमें. वास करने लगीं. विष्णुके पादपद्मसे निकलनेके कारण उनका नाम विष्णुपदी भी है॥ १३५॥ हे द्विजवर! यह मैंने अतिसुखकर मोक्षप्रद और सार भूत गंगाका
चरित वर्णन किया, अब और क्या सुननेकी वासना है सो प्रकाश करो ॥ १३६ ॥ इतिश्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

चतुर्भुज वैकुण्ठनाथ उसके पति होंगे और जब अंशसे भूलोकमें अवतीर्ण होंगी तब लवणोदधि उसके पति होंगे ॥ ११७ ॥ हे मातः ! जो गंगा गोलोक विहारिणी है वही सर्वत्र विहारिणी है. हे देवेशि ! तुम उसकी माता हो वह सभी समयमें तुम्हारी कन्या[१] है ॥११८॥ हे वत्स! जब राधाने विधाताके वचन सुन कर कुछेक हास्यपूर्वक गंगाकी रक्षामें सम्मति दी, तब वह श्रीकृष्णचरणके अंगुष्ठाग्रभागसे बाहर निकलीं॥ ११९॥ अनन्तर द्रवमयी गंगा अपनी मूर्ति धारण कर जलसे समुत्थित हो महा आदरसे उनके समीप वास करने लगी॥ १२०॥ भगवान् ब्रह्माने वह गङ्गाका जल कुछ अपने कमण्डलुमें और कुल भगवान् चन्द्रशेखरके मस्तकमें धारण किया॥ १२१॥ तब कमलयोनिने गङ्गाको राधामन्त्रमें दीक्षित किया उसको सामवेदोक्त राधास्तोत्र राधाकवच राधाध्यान राधाकी पूजा विधि॥ १२२॥

भविष्यतिपतिस्तस्यावैकुंठेशश्चतुर्भुजः ॥ भूस्थायाःकलयातस्याःपतिर्लवणवारिधिः ॥ १७ ॥ गोलोकस्थाचयागंगासर्वत्रस्थातथांबिके ॥ तदंबिकात्वंदेवेशीसर्वदासात्वदात्मजा ॥ १८ ॥ ब्रह्मणोवचनंश्रुत्वास्वीचकारचसस्मिता ॥ बहिर्बभूवसाकृष्णपादांगुष्ठनखाग्रतः ॥ १९ ॥ तत्रैवसत्कृताशांतातस्थौतेषांचमध्यतः ॥ उवासतोयादुत्थायतदधिष्ठातृदेवता॥ १२०॥ तत्तोयंब्रह्मणाकिंचित्स्थापितंचकमंडलौ॥ किंचिद्दधार शिरसिचंद्रार्धकृतशेखरः ॥२१॥ गंगायैराधिकामंत्रंप्रददौकमलोद्भवः ॥ तत्स्तोत्रंकवचंपूजांविधानंध्यानमेवच ॥२२॥ सर्वंतत्सामवेदोक्तंपुरश्चर्याक्रमंतथा ॥ गंगातामेवसंपूज्यवैकुंठंप्रययौसह ॥ २३ ॥ लक्ष्मीःसरस्वतीगंगातुलसीविश्वपावनी ॥ एतानारायणस्यैवचतस्रोयोपितोमुने ॥ २४ ॥ अथतंसस्मितःकृष्णोब्रह्माणंसमुवाचसः ॥ सर्वकालस्यवृत्तांतंदुर्बोधमविपश्चिताम् ॥ २५ ॥ श्रीकृष्णउवाच ॥ गृहाणगंगांहेब्रह्मन्हे विष्णोहेमहेश्वर ॥ शृणुकालस्यवृत्तांतंमत्तोब्रह्मन्निशामय ॥२६॥ यूयंचयेऽन्येदेवाश्चमुनयोमनवस्तथा ॥ सिद्धायशस्विनश्चैवयेयेऽत्रैवसमागताः॥२७॥ एतेजीवंतिगोलोकेकालचक्रविवर्जिते ॥ जलप्लुतंसर्वविश्वंजातकल्पक्षयोऽधुना ॥ २८ ॥

और राधाके पुरश्चरण प्रकरणकी शिक्षा प्रदान की उसीके अनुसार गङ्गा राधाकी पूजा करके उनके संग वैकुण्ठधाममे गईं॥ १२३॥ हे मुनिवर ! लक्ष्मी, सरस्वती, गंगा और विश्वको पवित्र करनेवाली तुलसी, यह चारों नारायणकी पत्नी है॥ १२४॥ अनन्तर श्रीकृष्ण कुछेक हँसकर विधाताके निकट दूसरेको कठिनतासे जाननेयोग्य कालका वृत्तान्त विस्तार सहित कहने लगे॥ १२५॥ हे ब्रह्मन्! हे महेश्वर! हे विष्णो! सम्प्रति तुम्हारे गङ्गाका ग्रहण और काल वृत्तांत कहता हूं सुनो॥ १२६॥ तुम तीन जने और अन्यान्य देवता मुनि मनु सिद्ध और अपरापर जो सब महात्मा इस स्थानमें उपस्थित हैं॥ १२७॥ वह सभी जीवित हैं क्योंकि इस गोलोकधाममें कालचक्रका

१ यहा कन्याशब्द अलौकिकअर्थवालीकन्यामें हैं मनुष्योंके समान योनिप्रगटताका नही इससे मातुपितियमका व्यवहार नहीं है यह दिव्य आविर्भाववाली देवी है इनके अनेक अंश आविर्भाव तिरोभाव अनेक रूपमे होते है ।

उनकी स्तुति कर उनसे अपराध क्षमा करनेकी प्रार्थना की ॥ १०६ ॥ तब श्रीकृष्णके प्रसन्न होनेपर ब्रह्माजीने फिर नेत्र खोलकर देखा कि, श्रीकृष्णके वक्षःस्थलमें राधा विराजमान है ॥१०७॥ चारोओर पार्षद और चारोंओर गोपीमण्डल है यह देखकर ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वर उनको प्रणाम करके स्तव करने लगे॥१०८॥इस ओर उन सर्वव्यापी सर्वान्तर्यामी सर्वेश्वर सर्वकारण रमापति श्रीकृष्णने उनके हृदयका भाव समझ प्रत्येकको पृथक् पृथक् संबोधन देकर कहा ॥१०९॥श्रीभगवान् बोले हे ब्रह्मन्! तुम कुशलसे तो हो?कमलापते!आओ, महादेव! यहां आओ, तुम्हारा मंगल हो॥११०॥ तुम गंगाके निमित्त मेरे समीप आये हो गङ्गाने राधाके भयसे मेरे चरणमे शरण ली है॥१११॥राधा गङ्गाको मेरे निकट बैठी देखकर इसको पान करनेमें उद्यत हुई थी जो हो मैं अब

ततःस्वचक्षुरुन्मील्यपुनश्चतदनुज्ञया ॥ ददर्शकृष्णमेकंचराधावक्षःस्थलस्थितम् ॥ ७ ॥ स्वपार्षदैःपरिवृतंगोपीमंडलमंडितम् ॥ पुनःप्रणेमुस्तंदृष्ट्वातुष्टुवुःपरमेश्वरम् ॥ ८ ॥ तदभिप्रायमाज्ञायतानुवाचरमेश्वरः ॥ सर्वात्मासचसर्वज्ञःसर्वेशःसर्वभावनः ॥ १०९ ॥ श्रीभगवानुवाच॥ आगच्छकुशलंब्रह्मन्नागच्छकमलापते ॥ इहागच्छमहादेवशश्वत्कुशलमस्तुवः ॥ ११० ॥ आगताहिमहाभागागंगानयनकारणात् ॥ गंगाचचरणांभोजेभयेनशरणंगता ॥ ११ ॥ राधेमांपातुमिच्छंतीदृष्ट्वामत्सन्निधानतः ॥ दास्यामीमांचभवतांयूयंकुरुतनिर्भयाम् ॥ १२ ॥ श्रीकृष्णस्यवचः श्रुत्वा सस्मितः कमलोद्भवः ॥ तुष्टावराधामाराध्यां श्रीकृष्णपरिपूजिताम् ॥ १३ ॥ वक्रैश्चतुर्भिःसंस्तूयभक्तिनम्रात्मकंधरः॥ धाताचतुर्णांवेदानामुवाचचतुराननः ॥१४॥चतुराननउवाच ॥ गंगात्वदंगसंभूताप्रभोश्चरासमंडले ॥ युवयोर्द्रवरूपासामुग्धयोःशंकरस्वनात् ॥ १५ ॥ कृष्णांशाचत्वदंशाचत्वत्कन्यासदृशीप्रिया ॥ त्वन्मंत्रग्रहणंकृत्वाकरोतुतवपूजनम् ॥ १६ ॥

इसको तुम्हारे हाथमें समर्पण करता हूं, किन्तु तुम राधाके निकट प्रार्थना करके जिससे इसको अभयदान करसको उसी विषयकी चेष्टा करो ॥ ११२ ॥ तब कमलयोनि ब्रह्मा श्रीकृष्णका वचन सुनकर कछेक हँसे और फिर सबकी आराध्या कृष्णपूजित राधाकी स्तुति करनेमे प्रवृत्त हुए॥ ११३॥ ऋगादि चारो वेदके विधाता चतुरानन धाताने भक्तियुक्त हो कन्धे झुकाय चारो मुखसे राधाका स्तव करनेके पीछे उनसे कहा॥ ११४॥हे राधे!गङ्गा तुम्हारे और इन प्रभुके अंगसे उत्पन्न हुई है पूर्वकालके समय तुम दोनों रासमण्डलमें शंकरका संगीत सुनकर आर्द्र होगई थीं. तुम्हारी वह आर्द्रताही द्रवमयी गङ्गा है ॥ ११५॥ अतएव यह जब तुम्हारे और श्रीकृष्णके अंगसे उत्पन्न है तब यह तुम्हारी कन्याके समान आदर करनेकी सामग्री है विशेषकर यह तुम्हारे मंत्रमें दीक्षित तुम्हारीही पूजा करती है॥ ११६॥

दिया हुआ सुगंधित ताम्बूल भक्षण करते थे ॥९४॥ मुनि मनुष्य और तपस्वी इत्यादि सबनेही उन पूर्णतम विभु रासेश्वर श्रीकृष्णको देखतेही प्रणाम कि ९५॥एक साथही सबके मनमें हर्ष और आश्चर्य उत्पन्न हुआ तब उन्होंने परस्पर, परस्परके सुखकी अपेक्षा करके अन्तमे ॥ ९६ ॥ अपने मन प्रकाश करनेके लिये ब्रह्माजीको नियुक्त किया तब चतुरानन ब्रह्मा विष्णुको दक्षिण॥९७॥और वामदेवको वामभागमें लेकर क्रमानुसार श्रीकृष्णके आगे जाकर रासमण्डलके जिस ओर दृष्टि डाली, उसी ओर देखा कि परमानन्दरूपी परमानन्दयुक्त ॥९८॥ श्रीकृष्ण विराजमान है सबही कृष्णमय सबकाही आसन एकाकार सबही एक वेष ॥९९॥ सभी द्विभुज और मुरलीधारी है सबकेही गलेमें वनमाला सबकेही चूडेमे मोरपंख और सबकेही वक्षःस्थलमें कौस्तु

परिपूर्णतमंरासेददृशुश्चसुरेश्वरम्॥मुनयोमानवाःसिद्धास्तपसाचतपस्विनः ॥ ९५ ॥ प्रहृष्टमनसःसर्वेजग्मुःपरमविस्मयम् ॥ परस्परंसमालो क्यप्रोचुस्तेचचतुर्मुखम् ॥ ९६ ॥ निवेदितंजगन्नाथंस्वाभिप्रायमभीप्सितम् ॥ ब्रह्मातद्वचनंश्रुत्वाविष्णुंकृत्वास्वदक्षिणे ॥ ९७ ॥ वामतोवाम देवंचजगामकृष्णसंनिधिम् ॥ परमानंदयुक्तंचपरमानंदरूपिणीम् ॥ ९८ ॥ सर्वकृष्णमयंधातादर्दशरासमंडले ॥ सर्वसमानवेषंचसमानास नसंस्थितम् ॥९९॥ द्विभुजंमुरलीहस्तंवनमालाविभूषितम् ॥ मयूरपिच्छचूडंचकौस्तुभेनविराजितम् ॥ १०० ॥ अतीवकमनीयंचसुंदरंशांत विग्रहम् ॥ गुणभूषणरूपेणतेजसावयसात्विषा ॥ १ ॥ परिपूर्णतमंसर्वंसर्वैश्वर्यसमन्वितम् ॥ किंसेव्यंसेवकंकिंवादृष्ट्वानिर्वक्तुमक्षमः ॥ २ ॥ क्षणंतेजःस्वरूपंचरूपंतत्रस्थितंक्षणम् ॥ निराकारंचसाकारंददर्शद्विविधंक्षणम् ॥ ३ ॥ एकमेवक्षणंकृष्णंराधयारहितंपरम् ॥ प्रत्येकासनसं स्थचतयासार्धंचतत्क्षणम् ॥४ ॥ राधारूपधरंकृष्णंकृष्णरूपंकलत्रकम् ॥ किंस्त्रीरूपंचपुरुषंविधाताध्यातुमक्षमः ॥५॥ हृत्पद्मस्थंचश्रीकृष्णं ध्यात्वाध्यानेनचक्षुषा ॥ चकारस्तवनंभक्त्यापरिहारमनेकधा ॥ ६ ॥

भमणि है ॥१००॥उनकी मूर्ति अत्यन्त मनोहर अति सुन्दर और अतीव शान्त है.क्या रूप, क्या गुण, क्या भूषण, क्या प्रभा, क्या अवस्था, क्या कांति, किसी विषयमेंभी किसीके संग कुछ भिन्नता नहीं है ॥ १०१॥ कोई अपूर्ण नहीं और किसीका ऐश्वर्य न्यूनाधिक नहीं है उनमें कौन प्रभु और कौन सेवक है यह देखकर कहना कठिन है ॥१०२॥कभी तेजोमूर्तिके अतिरिक्त और कुछ नहीं, कभी दिव्य स्पष्टमूर्ति कभी निराकार कभी साकार कभी द्विविध ॥१०३॥कभी राधा नहीं केवल कृष्ण विराजमान हैं और कभी प्रति आसनपरही''राधा-कृष्ण''युगल रूपसे विराजमान हैं॥१०४॥कभी कभी राधा कृष्ण रूप धारण करती है सुतरां ब्रह्माजी उनको स्त्रीरूपी वा पुरुषरूपी कुछ भी स्थिर न करसके॥१०५॥अन्तमें ध्यानद्वारा स्वीय हृदयपद्ममे स्थित कृष्णकी चिन्ता करके भक्तिभावसे

द्वारा उसका सब जल पान करनेमें उद्यत हुई॥८१॥तब गंगाने योगबलसे यह सब बात जान श्रीकृष्णकी शरणागत हो उनके चरणतलमें प्रवेश किया॥८२॥ तब राधाने प्रथम गोलोक फिर गोलोक त्यागकर वैकुण्ठधाम वैकुण्ठ त्यागकर ब्रह्मलोक इसप्रकार योगबलद्वारा एकादि क्रमसे समस्तही देखा किन्तु कहीं भी गंगाका दर्शन न पाया॥८३॥गोलोक धामके सब स्थान जलहीन होकर शुष्कपंक होगये जल जन्तु सब जीवनशून्य होकर निपतित होनेलगे॥८४॥तब ब्रह्मा, विष्णु, शिव, अनन्त, धर्म, इन्द्र,निशाकर,दिवाकर,मनु,मुनि, सिद्ध और तपस्वीगण॥८५॥प्याससे शुष्ककण्ठ और शुष्कतालु हो गोलोक धाममें आय जो सर्वे श्वर प्रकृतिके अतीत पदार्थ वरस्वरूप वरेण्य वरद वरिष्ठ और [?]र कारण है, जो गोपिका और गोपकुलमें सबसे प्रधान प्रभु है॥८६॥८७॥जो निराकार निरीह

गंगारहस्यंविज्ञाययोगेनसिद्धयोगिनी ॥ श्रीकृष्णचरणांभोजेविवेशशरणंययौ ॥ ८२ ॥ गोलोकेसाचवैकुण्ठेब्रह्मलोकादिकेतथा ॥ ददर्शराधा सर्वत्रनैवगंगांददर्शसा ॥ ८३ ॥ सर्वत्रजलशून्यंचशुष्कपंकंचगोलकम् ॥ जलजंतुसमूहैश्चमृतदेहैःसमन्वितम् ॥ ८४ ॥ ब्रह्मविष्णुशिवानंतधर्मेन्द्रेंदुदिवाकराः ॥ मनवोमुनयःसर्वे देवसिद्धतपस्विनः ॥ ८५ ॥ गोलोकंचसमाजग्मुःशुष्ककंठोष्ठतालुकाः ॥ सर्वेप्रणेमुर्गोविंदंसर्वेशंप्रकृतेःपरम् ॥८६ ॥ वरंवरेण्यंवरदंवरिष्ठंवरकारणम् ॥ गोपिकागोपवृंदानांसर्वेषांप्रवरंप्रभुम् ॥८७॥ निरीहंचनिराकारंनिर्लिप्तंचनिराश्रयम् ॥ निर्गुणंचनिरुत्साहंनिर्विकारंनिरंजनम् ॥ ८८ ॥ स्वेच्छामयंचसाकारंभक्तानुग्रहकारकम् ॥ सत्त्वस्वरूपंसत्येशंसाक्षिरूपंसनातनम्॥८९॥परंपरेशंपरमंपरमात्मानमीश्वरम् ॥ प्रणम्यतुष्टुवुःसर्वेभक्तिनम्रात्मकन्धराः ॥९०॥ सगद्गदाःसाश्रुनेत्राःपुलकांकितविग्रहाः ॥सर्वेसंस्तूयसर्वेशंभगवंतंपरात्परम् ॥९१॥ज्योतिर्मयंपरंब्रह्मसर्वकारणकारणम्॥अमूल्यरत्ननिर्माणचित्रसिंहासनस्थितम् ॥९२॥ सेव्यमानंचगोपालैःश्वेतचामरवायुना॥गोपालिकानृत्यगीतंपश्यंतंसस्मितंमुदा॥९३॥प्राणाधिकप्रियतमराधावक्षःस्थलस्थितम्॥तयाप्रदत्तंतांबूलंभुक्तवंतंसुवासितम्॥९४॥

निर्लिप्त निराश्रय निर्गुण निरुत्साह निर्विकार और निरंजन हैं॥८८॥जो इच्छामय भक्तोंके प्रति अनुग्रह प्रकाश करनेके लिये आकार धारण करते हैं,जो सत्यस्वरूप सत्येश साक्षिरूपी और सनातन पुरुष है॥८९॥जो पर परमेश परम परमात्मा और परमेश्वर हैं, उनको भक्तिभावसे मस्तक झुकाय प्रणाम करके सब स्तव करनेमें प्रवृत्त हुए॥९०॥सबही भक्तिभावसे गद्गद सबहीके नेत्रोंसे प्रेमाश्रुधार भरे और सबकाही कलेवर रोमाञ्चित हुआ ऐसे वे परात्पर भगवानकी स्तुति करने लगे॥९१॥ जो ज्योतिर्मय परब्रह्म जो समस्त कारणोंके भी कारण जो अमूल्य रत्ननिर्मित सिंहासनपर विराजमान॥९२॥ गोपालगण जिनका श्वेतचामरसे बीजन करते थे, जो परमानन्दपूर्वक हास्यवदनसे गोपिकाओंका नृत्य गीत दर्शन और श्रवण करते थे॥९३॥ जो प्राणोंसे भी प्रियतमा राधाके वक्षस्थलमें स्थित होकर उसका

पांचवें मनमें विचारकर देखो, फिर एकदिन आप सर्वाङ्गमें चंदन विलेपन और गलेमें पुष्पमाला डाल सज्जित हो रत्नभूषणोंसे विभूषित और गंध चर्चित ॥ ७० ॥ ७१ ॥ क्षमा नाम्नी गोपीकेसंग पुष्पसमाकीर्ण चन्दनादि युक्त सुखशय्यापर शयन करके सुखपूर्वक सोरहे थे यही नहीं बरन् नव समा पीछे परस्परको आलिंगनपूर्वक नींदमें ऐसे अभिभूत हुए थे कि मेरे जाकर जगानेसे दोनोंकी निद्रा भंग हुई ॥ ७२ ॥ मैंने आपका पीताम्बर मनोहर मुरली वनमाला कौस्तुभ और अमूल्य रत्नकुंडल लेलियेथे॥ ७३ ॥ फिर सखियोंके अनेक यत्न और वचनोंसे पुनर्वार प्रदान किये प.प और लज्जासे आपका देह काले वर्ण होगया था॥ ७४॥ इसके पीछे क्षमाने लज्जासे देह त्यागकर पृथ्वीमें गमन किया इसीकारण क्षमाका शरीर श्रेष्ठतम गुणका आधार हुआ है॥ ७५॥ अनन्तर

मयापूर्वंचत्वंदृष्टोगोप्याचक्षमयासह ॥ सुवेषयुक्तोमालावान्गंधचंदनचर्चितः ॥ ७० ॥ रत्नभूषितयागंधचंदनोक्षितयासह ॥ सुखेनमूर्च्छित स्तल्पेपुष्पचंदनचर्चिते ॥ ७१ ॥ श्लिष्टोनिद्रितयासद्यःसुखेननवसंगमात् ॥ मयाप्रबोधितासाचभवांश्चस्मरणंकुरु ॥ ७२ ॥ गृहीतंपीतवस्त्रं चमुरलीचमनोहरा ॥ वनमालाकौस्तुभश्चाऽप्यमूल्यंरत्नकुंडलम् ॥ ७३ ॥ पश्चात्प्रदत्तंप्रेम्णाचसखीनांवचनाद्दहो ॥ लज्जयाकृष्णवर्णोभूद्भवा न्पापेनयःप्रभो ॥ ७४ ॥ क्षमादेहंपरित्यज्यलज्जयापृथिवींगता ॥ ततस्तस्याःशरीरंचगुणश्रेष्ठंबभूवह ॥ ७५ ॥ संविभज्यत्वयादत्तंप्रेम्णाप्ररु दतापुनः ॥ किंचिद्दत्तंविष्णवेचवैष्णवेभ्यश्चकिंचन ॥ ७६ ॥ धार्मिकेभ्यश्चधर्मायदुर्बलेभ्यश्चकिंचन ॥ तपस्विभ्योऽपिदेवेभ्यःपंडितेभ्यश्च किंचन ॥ ७७ ॥ एतत्तेकथितंसर्वंकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ त्वद्गुणंचैवबहुशोनजानामिपरंप्रभो ॥ ७८ ॥ इत्येवमुक्त्वासाराधारक्तपंकजलो चना ॥ गगांवक्तुंसमारेभेनम्रास्यांलज्जितांसतीम् ॥ ७९ ॥ गंगारहस्यंविज्ञाययोगेनसिद्धयोगिनी ॥ तिरोभूयसभामध्येस्वजलंप्रविवेशसा ॥ ८० ॥ राधायोगेनविज्ञायसर्वत्राऽवस्थितांचताम् ॥ पानंकर्तुंसमारेभेगंडूषात्सिद्धयोगिनी ॥ ८१ ॥

आपने प्रणयवश अत्यन्त दुःखित हो उस देहको विभागकर कुछ विष्णुको कुछ वैष्णवोंको ॥ ७६ ॥ कुछ धर्मको कुछ धार्मिकोंको कुछ दुर्बलोंको कुछ तपस्वि योंको कुछ देवताओंको और कुछ पंडितोंको प्रदान कियाथा ॥ ७७ ॥ हे प्रभो ! मै तुम्हारे गुणोंके विषयमें जितना जानती हूं वह सब कहदिया अब क्या सुन नेकी अभिलाषा है? इनके अतिरिक्त और भी आपके अनेक गुण है किन्तु उनको मैं अधिक नहीं जानती ॥ ७८ ॥ इस समय लाल कमलके समान नेत्रोंवाली राधा कृष्णसे इसप्रकार कहकर उनकी बगलमें बैठी हुई लज्जासे नम्रमुखी गंगाकी यथोचित भर्त्सना करने लगी॥ ७९ ॥ तब सिद्धयोगिनी गंगा योगबलसे समस्त रहस्य जान तत्काल सभासे अन्तर्धान हो अपनी जलमयी मूर्तिमें विलीन हुई ॥ ८० ॥ सिद्धयोगिनी राधाभी योगबलसे गंगाका रहस्यभेद जानकर चुल्लू

उपस्थित हुई ॥ ५८ ॥ वह प्रभाही सूर्यमण्डलके तीव्र तेजस्वरूपमें परिणत हुई है आपनेही प्रणयविच्छेदके कारण मनमें क्षुभित हो रुदन करते करते ॥५९॥
कुछ नेत्र लज्जा और कुछ मेरे भयसे उस प्रभाको विभाग करके कुछ हुताशनमे कुछ यक्षमें ॥६०॥ कुछ पुरुषसिंहमे कुछ देवताओंमें कुछ वैष्णवोंमें कुछ नागों
में ॥ ६१ ॥ कुछ ब्राह्मणोंमे कुछ मुनियोंमें कुछ तपस्वियोमें कुछ यशस्वियोंमें एवं कीर्तिमती और सौभाग्यवती अवलाओंमे समर्पण किया है ॥ ६२ ॥ पूर्वमें
प्रभाका इसप्रकार विभाग करके उसके वियोगमें आपको रुदन करना पडा था चौथे मैने रासमंडलमें आपको शान्ति नामक गोपीके संग प्रेमासक्त होते देखा
है ॥६३॥वसन्तके आगममे आप एक दिन गलेमें पुष्पमाला डाले और सर्वाङ्गमे चंदन विलेपनपूर्वक रत्नमय भूषणोंसे विभूषित हो रत्नदीपविराजित रत्नमंदिरमें

ततस्तस्याःशरीरंचतीव्रंतेजोबभूवह ॥ संविभज्यत्वयादत्तंप्रेम्णाप्ररुदतापुरा ॥ ५९ ॥ विसृष्टंचक्षुषोःकृष्णलज्जयामद्भयेनच ॥ हुताशनायकिं
चिच्चयक्षेभ्यश्चाऽपिकिंचन ॥ ६० ॥ किंचित्पुरुषसिंहेभ्योदेवेभ्यश्चाऽपिकिंचन ॥ किंचिद्विष्णुजनेभ्यश्चनागेभ्योऽपिचाकिंचन ॥ ६१ ॥
ब्राह्मणेभ्योमुनिभ्यश्चतपस्विभ्यश्चकिंचन ॥ स्त्रीभ्यःसौभाग्ययुक्ताभ्योयशस्विभ्यश्चकिंचन ॥ ६२ ॥ तत्तुदत्त्वाचसर्वेभ्यःपूर्वंप्ररुदितंत्वया ॥
शांतिगोप्यायुतस्त्वंचदृष्टोऽसिरासमंडले ॥ ६३ ॥ वसंतेपुष्पशय्यायांमाल्यवांश्चंदनोक्षितः ॥ रत्नप्रदीपैर्युक्तेचरत्ननिर्माणमंदिरे ॥ ६४ ॥
रत्नभूषणभूषाढ्योरत्नभूषितयासह ॥ तयादत्तंचतांबूलंभुक्तवांश्चपुराविभो ॥ ६५ ॥ सद्योमच्छब्दमात्रेणतिरोधानंकृतंत्वया ॥ शांतिर्देहंपरि
त्यज्यभियालीनात्वयिप्रभो ॥ ६६ ॥ ततस्तस्याःशरीरंचगुणश्रेष्ठंबभूवह ॥ संविभज्यत्वयादत्तंप्रेम्णाप्ररुदतापुरा ॥ ६७ ॥ विश्वेतुविपिनेकिं
चिद्ब्रह्मणेचमयिप्रभो ॥ शुद्धसत्त्वस्वरूपायैकिंचिल्लक्ष्म्यैपुराविभो ॥ ६८ ॥ त्वन्मंत्रोपासकेभ्यश्चशाक्तेभ्यश्चाऽपिकिंचन ॥ तपस्विभ्यश्चध
र्मायधर्मिष्ठेभ्यश्चकिंचन ॥ ६९ ॥

॥ ६४ ॥ वस्त्रालंकारसे विभूषिता शान्ति गोपीके संग पुष्पशय्यापर शयन करके प्रणयिनीका दिया हुआ ताम्बूल चर्वण करते थे ॥ ६५ ॥ आपने मेरा शब्द
सुनतेही तत्काल प्रस्थान किया शान्ति गोपीभी लज्जा और भयसे देह त्यागकर एकबारही आपके शरीरमें लीन हुई॥६६॥इससेही शान्ति गुण श्रेष्ठ कहकर परि
गणित हुई है आपनेभी प्रणयभंगसे रुदन करते करते शान्तिके देहको विभाग करके॥६७॥विश्व संसारके मध्य कुछ वनस्थलमें कुछ ब्रह्माको कुछ मुझको कुछ
शुद्धसत्त्वस्वरूप लक्ष्मीको॥६८॥कुछ अपने मंत्रोपासकोंको कुछ मेरे मंत्रोपासकोंको कुछ तपस्वियोंको कुछ धर्मको और कुछ धार्मिकोंको प्रदान कियाथा ॥६९॥

उसका विस्तार बहुत योजन और दैर्घ्य इससे चतुर्गुण है. अद्यापि आपकी कीर्तिस्वरूपा वह विरजा विद्यमान है ॥ ४८ ॥ विरजाकी यह घटना देखनेके पीछे मेरे गृह प्रस्थान करनेपर आप फिर उसके निकट जाय उच्चस्वरसे "विरजे विरजे" कहकर रुदन करते फिरे थे ॥ ४९ ॥ जब आपके चिल्लाहट शब्दसे उस सिद्धयोगिनीने योगबलद्वारा जलसे उत्थित होकर आपको भूषणभूषित अपनी दिव्यमूर्ति दिखाई ॥ ५० ॥ तब आप उसको खैचकर संगममें प्रवृत्त हुए और उसमें वीर्य निक्षेप किया. विरजाके क्षेत्रमें वीर्याधान करनेसेही सात समुद्रोंकी उत्पत्ति हुई है ॥५१॥ दूसरे एक दिन चम्पकवनमें शोभानामक गोपीके संग संगत होते देखा था उस दिनभी आप मेरे पैरका शब्द सुनकर भाग गये थे ॥५२॥ किन्तु शोभाने लज्जासे अपना कलेवर त्यागकर चन्द्रमण्डलमें प्रस्थान किया वह

कोटियोजनविस्तीर्णाततोदैर्घ्येचतुर्गुणा ॥ अद्याऽपिविद्यमानासातवसत्कीर्तिरूपिणी ॥ ४८ ॥ गृहंमयिगतायांचपुनर्गत्वातदंतिके ॥ उच्चैरुरोदविरजेविरजेचेतिसंस्मरन् ॥४९॥ तदातोयात्समुत्थायसायोगात्सिद्धयोगिनी ॥ सालंकारामूर्तिमतीददौतुभ्यंचदर्शनम् ॥५०॥ ततस्तांचसमाक्षिप्यवीर्याधानंकृतंत्वया ॥ ततोबभूवुस्तस्यांचसमुद्राःसप्तएवच ॥ ५१ ॥ दृष्टस्त्वंशोभयागोप्यायुक्तश्चंपककानने ॥ सद्योमच्छब्दमात्रेणतिरोधानंकृतंत्वया ॥५२॥ शोभादेहंपरित्यज्यजगामचंद्रमंडले ॥ ततस्तस्याःशरीरंचस्निग्धंतेजोबभूवह॥५३॥संविभज्यत्वयादत्तंहृदयेनविदूयता ॥ रत्नायकिंचित्स्वर्णायकिंचिन्मणिवरायच ॥ ५४ ॥ किंचित्स्त्रीणांमुखाब्जेभ्यःकिंचिद्राज्ञेचकिंचन ॥ किंचित्किसलयेभ्यश्चपुष्पेभ्यश्चाऽपिकिंचन ॥ ५५ ॥ किंचित्फलेभ्यःपक्वेभ्यःसस्येभ्यश्चाऽपिकिंचन ॥ नृपदेवगृहेभ्यश्चसंस्कृतेभ्यश्चकिंचन ॥ ५६ ॥ किंचिन्नूतनपत्रेभ्योदुग्धेभ्यश्चाऽपिकिंचन ॥ दृष्टस्त्वंप्रभयागोप्यायुक्तोवृंदावनेवने ॥ ५७ ॥ सद्योमच्छब्दमात्रेणतिरोधानंकृतंत्वया॥प्रभादेहंपरित्यज्यजगामसूर्यमंडले ॥ ५८ ॥

शोभाही चन्द्रमण्डलकी स्निग्ध तेजस्वरूपिणी है॥५३॥ शोभाकी इसप्रकार दुर्दशा होनेपर आपनेही दुःखित अन्तःकरणसे उसका विभाग करके कुछ रत्नमें कुछ सुवर्णमे, कुछ उत्कृष्ट मणिमण्डलमें ॥५४ ॥ कुछ स्त्रियोंके मुखकमलमें, कुछ राजशरीरमें, कुछ वृक्षपत्रमें, कुछ पुष्पमें॥५५॥ कुछ पकेहुए फलोंमें, कुछ धान्यमें, कुछ नृप और देवतायतन ( देवस्थान ) मे, कुछ कुछ सुसंस्कृत पदार्थोंमें ॥ ५६ ॥ कुछ कुछ नवकिसलयमें और कुछ थोडासा दूधमे प्रदान किया था. तीसरे आपको वृन्दावनमें प्रभा गोपीके संग संगत होते देखा है ॥ ५७ ॥ मेरा शब्द सुनतेही आपके भागनेपर प्रभाभी लज्जासे देह त्यागकर सूर्यमण्डलमें

१ इनके अधिष्ठाता पुरुष ।

तादृश उज्ज्वल सभा है, किन्तु राधाके रूपसे सब आच्छादित होरही हैं. वह सिंहासनपर बैठकर सखीका दिया हुआ ताम्बूल चाबने लगीं ॥३७॥ वह सब जगत्को उत्पन्न करनेवाली हैं, किन्तु उनको उत्पन्न करनेवाला कोई नहीं है वह धन्या मान्या और मानिनी हैं वह श्रीकृष्णकी प्राणेश्वरी और प्राणोंसे भी प्रियतमा रमणी है ॥ ३८ ॥ हे देवर्षे ! सुरेश्वरी गंगा अनिमेष लोचनसे वारम्वार उनको देखने लगीं, किन्तु किसीप्रकारभी उनके नेत्र व उनका मन तृप्त नहीं हुआ ॥ ३९ ॥ इसी समय शान्तमूर्ति राधाने विनीतभाव, हास्यवदन और मधुरवचनद्वारा जगदीश्वर श्रीकृष्णसे कहा ॥ ४० ॥ राधा बोली हे प्राणेश्वर ! आपके पार्श्वमें हास्यवदन वक्रलोचन उत्सुकचित्तसे जो वदनसुधाकरका पान कररही है ॥ ४१ ॥ यह कल्याणी कौन है ? यह आपका रूप देखकर एकबारही मोहित हुई है; इसका सब शरीर रोमाञ्चित दीखता है, यह वस्त्रसे अपना मुखमंडल ढककर वारम्वार आपको देखती है ॥ ४२ ॥ और

अजन्यांसर्वजननींधन्यांमान्यांचमानिनीम् ॥ कृष्णप्राणाधिदेवींचप्राणप्रियतमांरमाम् ॥ ३८ ॥ दृष्ट्वाराकेश्वरींतृप्तिंनजगामसुरेश्वरी ॥ निमेषरहिताभ्यांचलोचनाभ्यांपपौचताम् ॥ ३९ ॥ एतस्मिन्नंतरेराधाजगदीशमुवाचसा ॥ वाचामधुरयाशांताविनीतासस्मितामुने ॥ ४० ॥ राधोवाच ॥ केयंप्राणेशकल्याणीसस्मितात्वन्मुखांबुजम् ॥ पश्यंतीसस्मितंपार्श्वेसकामावक्रलोचना ॥ ४१ ॥ मूर्च्छांप्राप्नोतिरूपेणपुलकांकितविग्रहा ॥ वस्त्रेणमुखमाच्छाद्यनिरीक्षंतीपुनःपुनः ॥ ४२ ॥ त्वंचाऽपितांसंनिरीक्ष्यसकामःसस्मितःसदा ॥ मयिजीवतिगोलोकेभूतादुर्वृत्तिरीदृशी ॥ ४३ ॥ त्वमेवचैवदुर्वृत्तंवारंवारंकरोषिच ॥ क्षमांकरोमिप्रेम्णाचस्त्रीजातिःस्निग्धमानसा ॥ ४४ ॥ संगृह्यमांप्रियामिष्टांगोलोकाद्गच्छलंपट ॥ अन्यथानहितेभद्रंभविष्यतिव्रजेश्वर ॥ ४५ ॥ दृष्टस्त्वंविरजायुक्तोमयाचंदनकानने ॥ क्षमाकृतामयापूर्वंसखीनांवचनाद्हो ॥ ४६ ॥ त्वयामच्छब्दमात्रेणतिरोधानंकृतंपुरा ॥ देहंतत्याजविरजानदीरूपाबभूवसा ॥ ४७ ॥

आपभी इसको देखकर उत्सुकचित्तसे हास्य करते हैं, यह क्या व्यापार है ? मेरे गोलोकमें विद्यमान रहते ऐसा कुव्यवहार आरम्भ क्यों हुआ? ॥ ४३ ॥ आप तो वारम्वार इसप्रकार दुष्कर्म करते हैं किन्तु क्या करूं मैं स्त्री जाति स्वभावसेही सरलचित्त प्रणयके वश होकर समस्तही क्षमा करती हूं ॥ ४४ ॥ हे लम्पट आप शीघ्र अपनी प्रणयिनीको लेकर गोलोकसे चले जाइये नहीं तो यह कार्य आपको कल्याणदायक नहीं है ॥ ४५ ॥ पहिले एक दिन चन्दनवनमें गोपाङ्गना विरजाके संग इसीप्रकार मिलित देखा था, किन्तु क्या करूं सखियोंके अनुरोधसे उसको क्षमा किया ॥ ४६ ॥ उस समय आप मेरे पैरका शब्द सुनकर भागगये थे और विरजाने लज्जाके कारण देहत्याग करके नदीरूप धारण किया है ॥ ४७ ॥

वक्र कवरीभार कंपित होने लगा चारु रागसंयुक्त ओष्ठ प्रस्फुरित होने लगा ॥२५॥ वह रोषयुक्त गमन करके श्रीकृष्णके पार्श्वमें रत्नमय सिंहानपर बैठ गईं और उनकी अनुगामिनी सखियें भी यथा स्थानमें बैठगईं ॥२६॥ श्रीकृष्ण राधाको देखतेही संभ्रम और हास्यवदनसे उठकर सादर संभाषणपूर्वक मीठी बातें करने लगे ॥ २७ ॥ गोपियें संत्रस्त होकर मस्तक झुकाय प्रणामपूर्वक भक्तियुक्त हो स्तव करने लगीं. तब श्रीकृष्ण भी उनकी स्तुति करने लगे ॥ २८ ॥ इसी समय देवी गंगानेभी उठकर अनेक स्तव स्तुति करके भय सहित विनयनम्र वचनोंसे कुशलप्रश्न पूछा ॥ २९ ॥ भयसे उनका कंठ ओष्ठ और तालु शुष्क होगया उन्होंने नम्रभावसे श्रीकृष्णके चरणोंमें शरण ग्रहण की ॥३०॥ जब श्रीकृष्णने हृदयसे लगाय अभय प्रदान किया तब उनका चित्त स्थिर हुआ ॥३१॥

सुचारुकवरीभारंकंपयंतीसुकंपिता ॥सुचारुरागसंयुक्तमोष्ठकंपयतीरुषा ॥२५॥ गत्वोवासकृष्णपार्श्वेरत्नसिंहासनेशुभे॥ सखीनांचसमूहैश्चप रिपूर्णाविभोःप्रिया ॥२६॥ तांदृष्ट्वाचसमुत्तस्थौकृष्णःसादरपूर्वकम् ॥ संभाष्यमधुरालापैःसस्मितश्चससंभ्रमः॥२७॥प्रणेमुरतिसंत्रस्तागोपान म्रात्मकंधराः॥तुष्टुवुस्तेचभक्त्याचतुष्टावपरमेश्वरः॥२८॥ उत्थायगंगासहसास्तुतिबहुचकारसा॥कुशलंपरिपप्रच्छभीताऽतिविनयेनच ॥२९॥ नम्रभागस्थितात्रस्ताशुष्ककण्ठोष्ठतालुका ॥ ध्यानेनशरणायत्ताश्रीकृष्णचरणांबुजे॥३०॥तांहृत्पद्मस्थितांकृष्णोभीतायैचाऽभयंददौ ॥बभू वस्थिरचित्तासासर्वेश्वरवरेणच॥३१॥ऊर्ध्वेसिंहासनस्थांचराधांगंगाददर्शसा ॥ सुस्निग्धांसुखदृश्यांचज्वलंतींब्रह्मतेजसा॥३२॥असंख्यब्रह्मणः कर्त्रीमादिसृष्टेःसनातनीम् ॥ सदाद्वादशवर्षीयांकन्याभिनवयौवनाम् ॥३३॥ विश्ववृंदेनिरुपमांरूपेणचगुणेनच ॥ शांतांकांतामनंतांतामाद्यंत रहितांसतीम्॥३४॥शुभांसुभद्रांसुभगांस्वामिसौभाग्यसंयुताम्॥सौंदर्यसुंदरींश्रेष्ठांसर्वासुसुंदरीषुच ॥३५॥कृष्णार्धांगांकृष्णसमांतेजसावयसा त्विषा॥पूजितांचमहालक्ष्मींलक्ष्म्यालक्ष्मीश्वरेणच॥३६॥प्रच्छाद्यमानांप्रभयासभामीशस्यसुप्रभाम्॥सखीदत्तंचतांबूलंभुक्तवतींचदुर्लभम्३७

हे वत्स नारद ! उसी समय सुरेश्वरी गंगाने सिंहासनपर विराजमान सुस्निग्धा सुखदृश्या राधाको देखा कि, मानों ब्रह्मतेजसे ज्वलित होरही हैं ॥ ३२ ॥ वह सृष्टिके आदिमें असंख्य ब्रह्माकी एकमात्र कर्त्री और सनातनी हैं,उनके देखनेसे बोध होता है मानों बारहवर्षकी नव यौवना कन्या हैं ॥ ३३ ॥ किसी विश्वमें ऐसी रूपवती वा ऐसी गुणवती रमणी दूसरी दिखाई नहीं देती. वह शान्त कान्त अनन्त और आद्यन्तरहित हैं॥३४॥ वह शुभा,सुभद्रा,ऐश्वर्यवती और स्वामिसौभाग्यशालिनी हैं, वह सम्पूर्ण रमणियोंमें प्रधान रत्न हैं, देखनेसे बोध होता है मानों समुदायसौन्दर्य एकत्र सन्निवेशित हुआ है ॥ ३५ ॥ वह श्रीकृष्णका अर्द्ध शरीर हैं. क्या तेज, क्या वयस्, क्या कान्ति, सर्वांशमेंही कृष्णके समान हैं. लक्ष्मी और लक्ष्मीकान्त दोनोंही उनकी पूजा करते हैं ॥ ३६ ॥ श्रीकृष्णकी

है ॥ ११ ॥ १२ ॥ और गण्डोपारि कस्तूरी पत्रकी रचना होनेसे क्या सुंदरता हुई है, उनके दोनों ओष्ठोंने बन्धूक पुष्पके समान रक्तवर्ण आभा धारण की है ॥ १३ ॥ उनके दाँतोकी पंक्ति देखनेसे बोध होता है मानो सुपक्व दाडिमबीज श्रेणीबद्ध होकर स्थापित है. उन्होंने नीवीस्थान (चीन) पर्यन्त अग्नि विशुद्ध वस्त्र युगल धारण किये हैं ॥ १४ ॥ हे वत्स नारद ! ऐसी रूपलावण्यवती और वेषभूषासंपन्न गंगा रतिलाभकी इच्छा कर लज्जाभावसे वस्त्रांचलसे अपना मुख ढक श्रीकृष्णके पार्श्वमें बैठ अनिमेष नयनोसे ॥ १५ ॥ परमानन्दपूर्वक उनका चन्द्रवदन पान करने लगीं. नवसमागम लाभके आनंदसे उनका मुखकमल अत्यन्त प्रफुल्लित होगया ॥ १६ ॥ वह श्रीकृष्णका रूप देखकर मूर्च्छित होगई उनका सर्वांग रोमाञ्चित होगया. इसी अवसरमें कृष्णप्राणा राधिका वहां उपस्थित हुई ॥ १७ ॥ तीस करोड गोपी उनकी सहगामिनी थीं उनका रूप देखनेसे बोध होता है, मानों एक कालमें करोड सूर्य उदय हुए हैं. गंगाको श्रीकृष्णके पार्श्वमें

कस्तूरीपत्रिकायुक्तंगंडयुग्मंमनोरमम् ॥ बंधूककुसुमाकारमधरोष्ठंचसुंदरम् ॥ १३ ॥ पक्वदाडिमबीजाभदंतपंक्तिसमुज्ज्वलम् ॥ वाससीवह्नि शुद्धेचनीवीयुक्तेचबिभ्रती ॥ १४ ॥ सासकामाकृष्णपार्श्वेसमुवाससुलज्जिता ॥ वाससामुखमाच्छाद्यलोचनाभ्यांविभोर्मुखम् ॥ १५ ॥ निमे परहिताभ्यांचपिबंतीसततंमुदा ॥ प्रफुल्लवदनाहर्षान्नवसंगमलालसा ॥ १६ ॥ मूर्च्छिताप्रभुरूपेणपुलकांकितविग्रहा ॥ एतस्मिन्नंतरेतत्रविद्य मानाचराधिका ॥ १७ ॥ गोपीत्रिंशत्कोटियुक्ताकोटिचंद्रसमप्रभा ॥ कोपेनारक्तपद्मास्यारक्तपंकजलोचना ॥ १८ ॥ पीतचंपकवर्णाभागजेंद्र मंदगामिनी ॥ अमूल्यरत्ननिर्माणनानाभूषणभूषिता ॥ १९ ॥ अमूल्यरत्नखचितममूल्यंवह्निशौचकम् ॥ पीतवस्त्रस्ययुगलंनीवीयुक्तंचबिभ्र ती ॥ २० ॥ स्थलपद्मप्रभामुष्टंकोमलंचसुरंजितम् ॥ कृष्णदत्तार्घ्यसंयुक्तंविन्यसंतीपदांबुजम् ॥ २१ ॥ रत्नेंद्रसारनिर्माणविमानादवरुह्यसा ॥ सेव्यमानाचऋषिभिःश्वेतचामरवायुना ॥ २२ ॥ कस्तूरीबिंदुभिर्युक्तंचंदनेनसमन्वितम् ॥ दीप्तदीपप्रभाकारंसिंदूरंबिंदुशोभितम् ॥ २३ ॥ दधतीभालमध्येचसीमंताधःस्थलोज्ज्वले ॥ पारिजातप्रसूनानांमालायुक्तसुबंकिमम् ॥ २४ ॥

बैठी देख क्रोधसे उनका मुखमण्डल और दोनों नेत्र रक्तपद्मके समान रक्तवर्ण होगये ॥ १८ ॥ उनका वर्ण पीत चंपकके समान और गमन मदवाले हाथी के समान था. वह अमूल्य रत्ननिर्मित अनेक प्रकारके भूषणोसे विभूषित थीं ॥ १९ ॥ अमूल्य रत्नखचित अग्निपरीक्षित बहुमूल्य परिधेय पीताम्बरयुगल उन के नीविस्थानमें आबद्ध थे ॥ २० ॥ श्रीकृष्ण प्रदत्त अर्घ्यमें समायुक्त स्थलपद्म प्रभाविनिन्दित सुरञ्जित चरणकमल पग पगमें विन्यस्त होते थे ॥ २१ ॥ वह उत्कृष्ट निर्मित विमानसे चढकर जब मंद मंद गमन करती थीं, उस समय ऋषिगण उनका श्वेत चामरसे वीजन करते थे ॥ २२ ॥ उनके सीमन्तके अधोभा गमें सिन्दूरबिन्दु उज्ज्वल दीपशिखाके समान प्रभा विस्तार करता था उनके दोनों पार्श्वोंमे कस्तूरीबिन्दु और चन्दनबिन्दु विराजमान था ॥ २३ ॥ वह जैसेही क्रोधसे कंपित होने लगीं, वैसेही उनका पारिजातपुष्पमाला वेष्टित ॥ २४ ॥

देवर्षि नारदने कहा हे सुरेश्वर ! कलिके पांच हजार वर्ष बीतनेपर देवी गंगा किसलोकमें गई थीं ? सो कहिये ॥ १॥ नारायणने कहा हे वत्स !भागीरथी भारतीके शापसे भारतमें अवतीर्ण होकर फिर ईश्वरकी इच्छासे शापके अन्तमे वैकुण्ठ धामको गईं॥ २॥ और इस ओर भी जैसेही शापका अवसान हुआ उसी समय भारती और पद्मावती दोनो भारत त्यागकर नारायणके समीप गईं ॥ ३॥ गंगा लक्ष्मी और सरस्वती यह तीन एवं तुलसी यह चार श्रीहरिकी प्रियतमा है ॥ ४॥ नारदने कहा हे भगवन् ! गंगा किसप्रकार विष्णुके पादपद्मसे उत्पन्न हुई ?ब्रह्माजीने किस निमित्त उनको कमण्डलुमें धरा था. सुना है कि, वह शिवकीपत्नी हैं ॥ ५ ॥ तो फिर किसप्रकार नारायणकी पत्नी हुईं?हे मुनिवर ! यह सब वृत्तान्त आदिसे अन्ततक मेरे निकट वर्णन कीजिये ॥६ ॥ नारायणने कहा हे मुने ! पूर्वकालके समय गंगाने शिवलोकमें द्रवमूर्ति धारण की थी. गंगा श्रीकृष्ण और राधाके अंगसे उत्पन्न है सुतरां वह दोनोंकाही अंश और आत्मस्वरूपिणी है॥ ७॥

नारदउवाच ॥ कलेःपंचसहस्राब्देसमतीतेसुरेश्वर ॥ क्वगतासामहाभागतन्मेव्याख्यातुमर्हसि ॥ १ ॥ नारायणउवाच ॥ भारतंभारतीशापात्समागत्येश्वरेच्छया ॥ जगामतत्रवैकुंठेशापान्तेपुनरेवसा ॥ २ ॥ भारतीभारतंत्यक्त्वातज्जगामहरेःपदम् ॥ पद्मावतीचशापांतेगंगासाचैवनारद ॥ ३ ॥ गंगासरस्वतीलक्ष्मीश्चैतास्तिस्रःप्रियाहरेः ॥ तुलसीसहितात्रह्मंश्चतस्रःकीर्तिताःश्रुतौ ॥ ४ ॥ नारदउवाच ॥ केनोपायेनसादेवीविष्णुपादाब्जसंभवा ॥ ब्रह्मकमंडलुस्थाचश्रुताशिवप्रियाचसा ॥ ५ ॥ बभूवसामुनिश्रेष्ठगंगानारायणप्रिया ॥ अहोकेनप्रकारेणतन्मेव्याख्यातुमर्हसि ॥६॥ श्रीनारायणउवाच ॥ पुराबभूवगोलोकेसागंगाद्रवरूपिणी ॥ राधाकृष्णांगसंभूतातदंशातत्स्वरूपिणी ॥ ७ ॥ द्रवाधिष्ठातृदेवीयारूपेणाऽप्रतिमाभुवि ॥ नवयौवनसंपन्नासर्वाभरणभूपिता ॥ ८॥ शरन्मध्याह्नपद्मास्यासस्मितासुमनोहरा ॥ तप्तकांचनवर्णाभाशरच्चंद्रसमप्रभा ॥९॥ स्निग्धप्रभाऽतिशुस्निग्धाशुद्धसत्त्वस्वरूपिणी ॥ सुपीनकठिनश्रोणिःसुनितंबयुगंबरा॥१०॥ पीनोन्नतंसुकठिनंस्तनयुग्मंसुवर्तुलम् ॥ सुचारुनेत्रयुगलंसुकटाक्षंसुवंक्रिमम् ॥११॥ वंक्रिमंकबरीभारंमालतीमाल्यसंयुतम्॥ सिंदूरबिंदुललितंसार्धचंदनबिंदुभिः॥१२॥

वह जलकी अधिष्ठात्री देवी है उनके समान रूपवती भूमंडलमें दूसरी नहीं है वह नवयौवनसे युक्त और सब प्रकारके अलंकारोंसे अलंकृत है ॥८॥ शरत्कालीन मध्याह्नपंकजके समान उनके मुखमें हँसी रहती है. रूप अतीव मनोहर शरीरका वर्ण तप्तकांचनके समान और प्रभा शरत्कालीन चन्द्रमाके समान है ॥ ९ ॥ उनकी प्रभाके देखनेसे नयन और मन अतिशय स्निग्ध होते है वह स्वयं अतिशुद्ध सत्त्वस्वरूपा है और नितम्ब पीन और कठिन है, उनके ऊपर अत्युत्कृष्ट वस्त्र ढका हुआ है ॥ १० ॥ उनके दोनो स्तन पीन, उन्नत, कठिन और सुगोल हैं नयनयुगल अतिमनोहर सदा वक्रभावसे अपाङ्गमे विलोकन ॥ एक तो सुवंक्रिमभावसे कवरी बन्धन उसके ऊपर मालतीमालाके समर्पित होनेसे अधिक मनोहर हुई है, उनके भालमें चन्दनबिन्दुके ऊपर सिन्दूर लगा होनेसे शोभाकी सीमा नहीं

निष्फल होगा अतएव तुम सात्त्विक तामसिकादि भेदसे पंचप्रकार तथा नानाप्रकार लोकोंकी सृष्टि करो तो॥६९॥अपने कर्मके वश कोई भूलोकवासी और कोई
कोई द्युलोकवासी होंगे. हे ब्रह्मन्!यदि महादेव देवसभाके सामने ॥७०॥ तंत्रशास्त्र बनानेके विषयमें दृढ प्रतिज्ञा करैं तो मै अपनी मूर्त्ति दिखाऊँ. हे वत्स नारद!
सनातन पुरुष श्रीकृष्ण यह कहकर विरत होगये ॥७१॥इसप्रकार आकाशवाणीके अन्तमे जगत्कर्त्ता ब्रह्माजीने उसको सुननेसे आनन्दित होकर शिवजीको उस
आकाशवाणीका मर्म समझाया. ज्ञानियोंमें अग्रणी ज्ञानके अधीश्वर भूतनाथने विधाताका वचन सुन ॥ ७२॥ गंगाजल हाथमें लेकर प्रतिज्ञापूर्वक कहा मै राधा
मंत्रसे परिपूर्ण वेदका अविरोधी ॥ ७३ ॥ तंत्र शास्त्र प्रणयन करूंगा गंगाजल स्पर्श करके यदि कोई मिथ्या बात कहै ॥ ७४ ॥ तो वह ब्रह्माकी अवस्थाके
कालतक घोरतर कालसूत्र नामक नरकमें वास करता है. हे द्विजवर ! गोलोकस्थित सुरसभाके सामने जब भगवान् शंकरने इसप्रकार कहा॥७५॥तब श्रीकृष्ण

पृथिवीवासिनःकेचित्केचित्स्वर्गनिवासिनः ॥ इदंकर्तुंमहादेवःकरोतिदेवसंसदि ॥ ७० ॥ प्रतिज्ञांसुदृढांसद्यस्ततोमूर्तिंचद्रक्ष्यति ॥ इत्येवमु
क्त्वागगनेविररामसनातनः॥ ७१ ॥ तच्छ्रुत्वाजगतांधातातमुवाचशिवंमुदा ॥ ब्रह्मणोवचनंश्रुत्वाज्ञानेशोज्ञानिनांवरः ॥ ७२ ॥ गंगातोयंक
रेकृत्वास्वीकारंचचकारसः ॥ संयुक्तंविष्णुमायायामंत्रौघैःशास्त्रमुत्तमम् ॥ ७३ ॥ वेदसारंकरिष्यामिप्रतिज्ञापालनायच ॥ गंगातोयमुपस्पृ
श्यमिथ्यायदिवदेज्जनः॥७४॥सयातिकालसूत्रंचयावद्वैब्रह्मणोवयः॥इत्युक्तेशंकरेब्रह्मन्गोलोकेसुरसंसदि ॥७५॥आविर्बभूवश्रीकृष्णोराधयास
हितस्ततः ॥ तंसुदृष्ट्वाचसंहृष्टास्तुष्टुवुःपुरुषोत्तमम्॥७६॥परमानंदपूर्णाश्चचक्रुश्चपुनरुत्सवम् ॥ कालेनशंभुर्भगवान्मुक्तिदीपंचकारसः ॥७७॥
इत्येवंकथितंसर्वंसुगोप्यंचसुदुर्लभम् ॥ सएवद्रवरूपासागंगागोलोकसंभवा॥७८॥राधाकृष्णांगसंभूताभुक्तिमुक्तिफलप्रदा ॥स्थानेस्थानेस्था
पितासाकृष्णेनचपरात्मना॥७९॥कृष्णस्वरूपापरमासर्वब्रह्मांडपूजिता ॥इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कन्धेद्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

राधासहित वहां प्रगट हुए उनको देखतेही फिर देवताओंके आनन्दकी सीमा न रही, तिस समय वह उन पुरुषोत्तमकी स्तुति करके॥७६॥ फिर पूर्ववत् आनंदसे
रासमहोत्सवमें प्रवृत्त हुये अनन्तर कुछ काल पीछे महादेवजीने मुक्तिदीप प्रज्वलित किया अर्थात् महादेवजीके द्वारा पूर्व प्रतिज्ञाके अनुसार तंत्रशास्त्र प्रकाशित हुआ
॥७७॥ हे वत्स!यह मैने तुम्हारे निकट अतिदुर्लभ गोपनीय वृत्तान्त प्रकाशित किया वह श्रीकृष्णही गोलोकसंभूत द्रवमयी गंगा हैं ॥७८॥ अभिन्न देह राधा
और कृष्ण अंगोत्पन्न गंगा सबको भोगैश्वर्य और मुक्तिप्रदान करती हैं परमात्मा श्रीकृष्णने उनको स्थान स्थानमें स्थापित किया है ॥ सुतरां गंगा श्रीकृष्ण
स्वरूप और सम्पूर्ण ब्रह्माण्डके सर्वत्र सबके द्वारा समानपूजनीय हैं ॥७९॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

ब्राह्मण उच्चस्वरसे रोनेलगे तब ब्रह्माजीने ध्यानमें स्थित होकर जाना कि,अब कुछ नहीं है,तीर्थ है॥५८॥संसारवासी पुरुषोंका उद्धार करनेके लियेही राधा और कृष्ण दोनोंने जलमयी मूर्त्ति धारण की है, हे वत्स नारद ! तिस समय ब्रह्मादि सभी परमेश श्रीकृष्णकी स्तुति करनेमें प्रवृत्त हुए॥५९॥और कहनेलगे हे विभो। तुम अब हमको अपनी मूर्ति दिखलाकर अभिलषित वर दो. उसी समय अति मधुर यह आकाशवाणी स्पष्टही ॥६०॥ सबके कानोंमें प्रविष्टहुई कि "मैं सर्वात्मा अर्थात् सर्वव्यापी और यह शक्तिरूपिणी राधाभी सर्वव्यापिनी है॥६१॥सुतरां मेरे वा राधाके संग क्षणकालके लियेभी तुम्हारा वियोग नहीं होगा तो मैं केवल भक्तोंके प्रति अनुग्रह प्रकाश करनेके निमित्त देह धारण करता हूं. इसीलिये मेरे देह मात्रसे तुम्हारा वियोग है, नहीं तो और कुछ नहीं है मेरे देहसे भी तुम्हारा कुछ प्रयोजन नहीं है, हे देवगण ! तो भी यदि मेरे मंत्रपूतमनुगण, मानवगण, मुनिगण, वैष्णव ॥६२॥ और तुम मेरी स्पष्टमूर्त्ति देखनेकी अत्य

गतश्वराधयासार्धंश्रीकृष्णोद्रवतामिति॥ततोब्रह्मादयःसर्वेंतुष्टुवुःपरमेश्वरम्॥५९॥स्वमूर्तिंदर्शयविभोवांछितंवरमेवनः॥एतस्मिन्नंतरेतत्रवाग्बभूवाऽशरीरिणी ॥ ६० ॥ तामेवशुश्रुवुःसर्वेंसुव्यक्तांमधुरान्विताम्॥सर्वात्माऽहमियंशक्तिर्भक्तानुग्रहविग्रहा॥६१॥ममाऽप्यस्याश्वदेहेनकर्त्तव्यंच किमावयोः ॥ मनवोमानवाःसर्वेंमुनयश्चैववैष्णवाः ॥ ६२ ॥ मन्मंत्रपूतामांद्रष्टुमागमिष्यंतिमत्पदम् ॥ मूर्तिंद्रष्टुंचसुव्यक्तांयदीच्छथसुरेश्वराः ॥ ६३ ॥ करोतुशंभुस्तत्रैवंमदीयंवाक्यपालनम् ॥ स्वयंविधातस्त्वंब्रह्मन्नाज्ञांकुरुजगद्गुरुम् ॥ ६४ ॥ कर्तुंशास्त्रविशेषंचवेदांगंसुमनोहरम् ॥ अपूर्वमंत्रनिकरैःसर्वाभीष्टफलप्रदैः ॥ ६५ ॥ स्तोत्रैश्चनिकरैर्ध्यानैर्युतंपूजाविधिक्रमैः ॥ मन्मंत्रकवचस्तोत्रंकृत्वायत्नेनगोपनम् ॥६६॥ भवंतिविमुखायेनजनामांतत्करिष्यति ॥ सहस्रेषुशतेष्वेकोमन्मंत्रोपासकोभवेत् ॥ ६७ ॥ जनामन्मंत्रपूताश्चगमिष्यंतिचमत्पदम् ॥ अन्यथानभविष्यंतिसर्वेंगोलोकवासिनः ॥ ६८ ॥ निष्फलंभवितासर्वंब्रह्मांडंचैवब्रह्मणः ॥ जनाःपंचप्रकाराश्चयुक्ताःस्रष्टुंभवेभवे ॥ ६९ ॥

न्तही अभिलाषा करते हो तो मैं जो कहता हूं ॥ ६३ ॥ महेश्वरसे मेरा यह वचन प्रतिपालन करनेको कहो. हे ब्रह्मन्! विधातः ! तुम जगद्गुरु महादेवजीको यह आज्ञा दो ॥६४॥ कि, वह वेदाङ्गसंगत मनोहर तन्त्रशास्त्रप्रणयन करै और यह शास्त्र अभीष्टप्रद मंत्रसमूह ॥ ६५॥ स्तोत्र यथाविधि पूजा क्रमयुक्त ध्यानसे परिपूर्ण हो और इसमें मेरा मंत्र कवच और स्तोत्र गूढभावसे सन्निवेशित रहै॥६६॥जिससे पापिष्ठ मनुष्यगण उसके मर्मावरोधमें समर्थ होकर मेरे प्रति अत्यन्त विमुख हों जिससे सहस्रमें अथवा सौ मनुष्योंमें एकजन मेरा मंत्रोपासक हो ॥६७॥ और मेरे मंत्रोपासक साधुगण पूतात्मा होकर मेरे लोकमें गमन करसकें मेरा शास्त्रप्रणीत न होनेसे अर्थात् यदि सभी इस शास्त्रके मर्मावरोधमें समर्थहोंगे और यदि सभी भूलोकसे गोलोकमें जायँगे ॥ ६८ ॥ तो तुम्हारा ब्रह्माण्डकारण

सो प्रकाश करो. नारदने कहा हे प्रभो ! गंगा त्रिपथगा होकर किसप्रकार त्रिभुवनपावनी हुई॥ ४५॥ कौन किसप्रकार उनको किसस्थानमें लेगयाथा और उस स्थानके रहनेवाले पुरुषोंने उनके संबंधमें किसप्रकार व्यवहार कियाथा॥ ४६॥ यह सब आनुपूर्वीसे वर्णन कीजिये. नारायण बोले हे वत्स नारद! कार्त्तिकी पूर्णिमाके दिन श्रीराधाके महोत्सवमें ॥ ४७॥ श्रीकृष्णने राधाकी पूजा करके रासमण्डलमें स्थिति की. तब कृष्णकी पूजित राधाकी प्रसन्नतासे पूजा करके ॥ ४८॥ ब्रह्मादि देवता और शौनकादि ऋषि परमानंदपूर्वक वहां वास करनेलगे. इसी समय कृष्णविषयिणी संगीतशास्त्रकी अधिष्ठात्री देवी सरस्वती ॥ ४९॥ मनोहर ताल लयपूर्वक वीणायंत्रमें गान करनेलगीं. तब ब्रह्माजीनें सरस्वतीको संतुष्ट होकर रत्नमय हार ॥ ५०॥ महादेवजीने ब्रह्माण्डमें दुर्लभमणि कृष्णने सर्वोत्कृष्ट

कुत्रवाकेनविधिनातत्सर्ववदमेप्रभो ॥ तत्रस्थाश्चजनायेयेतेचकिंचक्रुरुत्तमम् ॥ ४६ ॥ एतत्सर्वंतुविस्तीर्णंकृत्वावक्तुमिहाऽर्हसि ॥ नारायणउवाच ॥ कार्त्तिक्यांपूर्णिमायांतुराधायाःसुमहोत्सवः ॥ ४७ ॥ कृष्णःसंपूज्यतांराधामुवासरासमंडले ॥ कृष्णेनपूजितांतांतुसंपूज्यहृष्टमानसाः ॥ ४८ ॥ ऊषुर्ब्रह्मादयःसर्वेऋषयःशौनकादयः ॥ एतस्मिन्नंतरेकृष्णसंगीताचसरस्वती ॥ ४९ ॥ जगौसुन्दरतालेनवीणयाचमनोहरम् ॥ तुष्टोब्रह्माददौतस्यैरत्नेंद्रसारहारकम ॥ ५० ॥ शिवोमणीद्रसारंतुसर्वब्रह्मांडदुर्लभम् ॥ कृष्णःकौस्तुभरत्नंचसर्वरत्नात्परंवरम् ॥ ५१ ॥ अमूल्यरत्ननिर्माणंहारसारंचराधिका ॥ नारायणश्चभगवान्ददौमालांमनोहराम् ॥ ५२ ॥ अमूल्यरत्ननिर्माणंलक्ष्मीःकनककुंडलम् ॥ विष्णुमायाभगवतीमूलप्रकृतिरीश्वरी ॥ ५३॥ दुर्गानारायणीशानाब्रह्मभक्तिसुदुर्लभाम् ॥ धर्मबुद्धिंचधर्मश्चयशश्चविपुलंभवे॥५४॥ वह्निशुद्धांशुकंवह्निर्वायुश्चमणिनूपुरान् ॥ एतस्मिन्नंतरेशंभुर्ब्रह्मणाप्रेरितोमुहुः ॥ ५५ ॥ जगौश्रीकृष्णसंगीतंरासोल्लाससमन्वितम् ॥ मूर्च्छांप्रापुःसुराःसर्वेचित्रपुत्तलिकायथा ॥ ५६ ॥ कष्टेनचेतनांप्राप्यददृशूरासमंडले ॥ स्थलंसर्वंजलाकीर्णराधाकृष्णविहीनकम् ॥ ५७ ॥ अत्युच्चैरुरुदुःसर्वेगोपागोप्यःसुराद्विजाः ॥ ध्यानेनब्रह्माबुबुधेसर्वतीर्थमभीप्सितम् ॥ ५८ ॥

कौस्तुभमणि ॥ ५१॥ राधिकाने अमूल्य रत्ननिर्मित उत्कृष्ट हार नारायणने मनोहर सर्वोत्कृष्ट रत्नमयमाला ॥ ५२ ॥ लक्ष्मीने अमूल्य रत्नखचित कनककुण्डल तथा जो विष्णुमाया मूलप्रकृति भगवती॥ ५३॥ दुर्गानारायणी ईश्वरी और ईशानी हैं उन्होंने दुर्लभ ब्रह्मभक्ति धर्मने धर्ममें भक्ति और विपुल यश ॥ ५४ ॥ अग्निने अग्निपरीक्षित उत्कृष्ट वस्त्र और वायुने अतिउत्तम मणिमय नूपुर प्रदान किये. इसी समय भूतपति महादेवजीने ब्रह्माजीके वचनानुसार॥ ५५॥ श्रीकृष्णके रासोत्सवविषयक संगीत आरंभ किया. देवता यह देख मोहित हो चित्रलिखित पुतलीके समान रहगये और मूर्च्छित होगये॥ ५६॥ यही क्या वरन् अत्यन्त कष्टसे उनको चैतन्यता प्राप्त हुई तब उन्होंने देखा कि, रासमंडलमें वह राधाभी नहीं है और वह कृष्णभी नहीं हैं, सम्पूर्ण जलमय है॥ ५७॥ तब गोप, गोपी, देवता और

जो कलियुगमें केवल भूमण्डलमे जलमयी और स्वर्गमें क्षीरमयी होकर बहती हैं, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं॥३६॥हे वत्स!इन गंगाके जलकणस्पर्शसे प्राणि
योंके ज्ञानकृत कोटिजन्मार्जित ब्रह्महत्यादि सब भारी पातक भस्म होजाते हैं॥३७॥हे वत्सनारद!इस प्रकार इक्कीस पद्यमे पापनाशक और पुण्यवर्द्धक गंगाका परम
स्तोत्र कहा गया है॥३८॥जो मनुष्य प्रतिदिन भक्तिपूर्वक सुरेश्वरी गंगाकी पूजा करके उनका स्तव करता है उसको अश्वमेध यज्ञका फल लाभ होता है, इसमें कोई
सन्देह नहीं है॥३९॥इसके प्रभावसे अपुत्र पुरुषको पुत्र और भार्याहीन पुरुषको भार्या लाभ होती है, रोगी पुरुष रोगसे छूटता है और बँधा हुआ पुरुष बंधनसे
छूट जाता है॥४०॥जो प्रतिदिन प्रातःकालके समय उठकर गंगास्तव पाठ करता है, वह पुरुष अख्यात नाम होनेपर भी विख्यात नाम और अज्ञानान्ध होनेपर

जलप्रभाकलौयाचनाऽन्यत्रपृथिवीतले ॥ स्वर्गेचनित्यंक्षीराभातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥३६॥ यत्तोयकणिकास्पर्शेपापिनांज्ञानसंभवः॥ब्रह्म
हत्यादिकंपापंकोटिजन्मार्जितंदहेत् ॥३७॥ इत्येवंकथिताब्रह्मन्गंगापद्यैकविंशतिः॥स्तोत्ररूपंचपरमंपापघ्नंपुण्यजीवनम्॥३८॥नित्यंयोहिपठे
द्भक्त्यासंपूज्यचसुरेश्वरीम् ॥ सोऽश्वमेधफलंनित्यंलभतेनाऽत्रसंशयः ॥३९॥ अपुत्रोलभतेपुत्रंभार्याहीनोलभेत्स्त्रियम् ॥ रोगात्प्रमुच्यतेरोगी
बन्धान्मुक्तोभवेद्ध्रुवम् ॥४०॥ अस्पष्टकीर्तिःसुयशामूर्खोभवतिपंडितः॥यःपठेत्प्रातरुत्थायगंगास्तोत्रमिदंशुभम् ॥४१॥ शुभंभवेच्चदुःस्वप्नेगं
गास्नानफलंलभेत् ॥ श्रीनारायणउवाच॥स्तोत्रेणाऽनेनगंगांचस्तुत्वाचैवभगीरथः ॥४२॥ जगामतांगृहीत्वाचयत्रनष्टाश्चसागराः ॥ वैकुंठंतेय
युस्तूर्णंगंगायाःस्पर्शवायुना ॥ ४३ ॥ भगीरथेनसानीतातेनभागीरथीस्मृता ॥ इत्येवंकथितंसर्वंगंगोपाख्यानमुत्तमम् ॥ ४४ ॥ पुण्यदंमो
क्षदंसारंकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ नारदउवाच ॥ कथंगंगात्रिपथगाजाताभुवनपावनी ॥ ४५ ॥

भी ज्ञानालोकमे पूर्ण होता है॥४१॥उसको दुःस्वप्नदर्शन सुस्वप्न और नित्य गंगास्नानजनित पुण्यलाभ होता है. नारायणने कहा हे वत्स नारद! राजा भगीरथ
उपरोक्त स्तोत्रसे गंगाका स्तव करके॥४२॥उनको संग ले जहां सगरसन्तानगण कपिलदेवके शापसे भस्म हुए थे वहां गये. भागीरथीके सलिलकणवाही वायुके
स्पर्शसे वह तत्काल मुक्त होकर वैकुण्ठधाममें चलेगये ॥ ४३ ॥ भगीरथ जो गंगाको भूलोकमे लायेथे, इस कारण इनका नाम भागीरथी हुआ है. हे वत्स!
यह मैंने तुम्हारे निकट गंगाका उपाख्यान वर्णन किया ॥ ४४ ॥ यह उपाख्यान अतीव पुण्यप्रद और मोक्षपथका सोपान है, अब क्या सुननेकी अभिलाषा है

स्थान अधिकार करके ध्रुव लोकमें वास करती है, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ २५ ॥ जो विस्तारमें लक्षयोजन और दैर्घ्यमें उससे पांचगुणा स्थान अधिकार करके चन्द्रलोकमें वास करती है, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ २६ ॥ जो विस्तारमें साठहजार योजन और दैर्घ्यमे उससे दशगुण स्थान अधिकार करके सूर्यलोकमे वास करती हैं, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥२७॥ जो विस्तारमें लक्ष योजन और दैर्घ्यमें उससे पांच गुण स्थान अधिकार करके तपोलोकमें वास करती हैं उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥२८॥ जो विस्तारमें हजार योजन और दैर्घ्यमें उससे दशगुण स्थान अधिकार करके जनलोकमें वास करती हैं. उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ २९ ॥ जो विस्तारमें दशलक्ष योजन और दैर्घ्यमें उससे पञ्चगुणा स्थान अधिकार करके महर्लोकमे वास करती है, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ ३० ॥ जो विस्तारमे सहस्र योजन और दैर्घ्यमे उससे शतगुण स्थान अधिकार करके कैलासमें वास करती है

लक्षयोजनविस्तीर्णादैर्घ्येपंचगुणाततः ॥ आवृताचंद्रलोकेयातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २६ ॥ षष्टिसहस्रयोजनायादैर्घ्येदशगुणाततः ॥ आवृतासूर्यलोकेयातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २७ ॥ लक्षयोजनविस्तीर्णादैर्घ्येपंचगुणाततः॥ आवृतायातपोलोकेतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २८ ॥ सहस्रयोजनायामादैर्घ्येदशगुणाततः ॥ आवृताजनलोकेयातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २९ ॥ दशलक्षयोजनायादैर्घ्येपंचगुणाततः ॥ आवृताया महर्लोकेतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ ३० ॥ सहस्रयोजनायामादैर्घ्येशतगुणाततः ॥ आवृतायाचकैलासेतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥३१॥ शतयोजन विस्तीर्णादैर्घ्येदशगुणाततः ॥ मंदाकिनीयेंद्रलोकेतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ ३२ ॥ पातालेभोगवतीचैवविस्तीर्णादशयोजना ॥ ततोदशगुणादैर्घ्येतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ ३३ ॥ क्रोशैकमात्रविस्तीर्णाततःक्षीणाचकुत्रचित् ॥ क्षितौचाऽलकनंदायातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥३४॥ सत्येया क्षीरवर्णाचत्रेतायामिंदुसन्निभा ॥ द्वापरेचंदनाभायातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ ३५ ॥

उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ ३१॥ जो मन्दाकिनी नामसे विख्यात होकर विस्तारमें शतयोजन और दैर्घ्यमें उससे दशगुण स्थान अधिकार करके इन्द्रलोकमें वास करती है, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ ३२ ॥ जो भोगवती विख्यात होकर विस्तारमे दश योजन और दैर्घ्यमें उससे दशगुण स्थान अधिकार करके पाताल तलमें वास करती हैं, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ ३३ ॥ जो भूमंडलमें अलकनन्दाके नामसे विख्यात होकर विस्तारमें एक कोश वा किसी स्थानमें उसकी अपेक्षा कुछेक न्यून होकर बहती है इन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ ३४ ॥ जो सत्ययुगमें क्षीरवर्ण त्रेतायुगमे चन्द्रवर्ण और द्वापरमे चंदनवर्ण होकर बहती है उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ ३५ ॥

धूप, दीप, नैवेद्य, ताम्बूल,सुशीतल जल,वसन,भूषण, माल्य,चंदन, आचमनीय॥ १४॥और मनोहर शय्या इन षोडश उपचारोंसे देवीकी पूजाकरै फिर हाथजोडेहुए स्तव करके भक्तिभावसे प्रणाम करै॥ १५॥इसप्रकार पूजाकरनेसे अश्वमेध यज्ञका फल लाभ होता है. नारदजीने कहा हे देवेश ! अब लक्ष्मीकान्त जगत्पति विष्णुके ॥ १६॥चरणोंसे उत्पन्न पतितपावनी श्रीगंगादेवीका पापनाशक पुण्यप्रद स्तोत्र सुननेकी इच्छा करता हूं,आप कहिये नारायण बोले हे वत्स नारद!अब पापनाशक पुण्यप्रद॥ १७॥गंगास्तोत्र कीर्त्तन करता हूं सुनो .जो शिवके संगीतसे मोहित हो श्रीकृष्णके अंशसे उत्पन्न हैं और श्री राधाके अंग जलमें संचित हैं उन गंगाको प्रणाम करता हूं॥ १८॥सृष्टिके पहिले गोलोक धाममे रासमंडलके मध्य जिनका जन्म हुआ है, जो सदा शंकरके समीप वास करती हैं, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं

धूपंदीपंचनैवेद्यंतांबूलंशीतलंजलम्॥वसनंभूषणंमाल्यंगंधमाचमनीयकम् ॥१४॥ मनोहरंसुतल्पंचदेयान्येतानिषोडश ॥ दत्त्वाभक्त्याचप्रणमेत्संस्तूयसंपुटांजलिः ॥१५॥ संपूज्यैवंप्रकारेणसोऽश्वमेधफलंलभेत् ॥ नारदउवाच ॥ श्रोतुमिच्छामिदेवेशलक्ष्मीकांतजगत्पते॥१६॥विष्णोर्विष्णुपदीस्तोत्रंपापघ्नंपुण्यकारकम्॥श्रीनारायणउवाच ॥ शृणुनारदवक्ष्यामिपापघ्नंपुण्यकारणम् ॥ १७ ॥ शिवसंगीतसंमुग्धश्रीकृष्णांगसमुद्भवाम् ॥ राधांगद्रवसंयुक्तांतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥१८॥यज्जन्मसृष्टेरादौच गोलोकेरासमंडले॥सन्निधानेशंकरस्यतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥१९॥ गोपैर्गोपीभिराकीर्णेशुभेराधामहोत्सवे ॥ कार्त्तिकीपूर्णिमायांचतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २०॥ कोटियोजनविस्तीर्णादैर्घ्येलक्षगुणाततः ॥समावृतायागोलोकंतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २१ ॥ षष्टिलक्षयोजनायाततोदैर्घ्येचतुर्गुणा ॥ समावृतायावैकुंठेतांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २२ ॥ त्रिंशल्लक्षयोजनायादैर्घ्येपंचगुणाततः ॥ आवृताब्रह्मलोकेयातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २३ ॥ त्रिंशल्लक्षयोजनायादैर्घ्येचतुर्गुणाततः ॥ आवृताशिवलोकेयातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २४ ॥ लक्षयोजनविस्तीर्णादैर्घ्येसप्तगुणाततः ॥ आवृताध्रुवलोकेयातांगंगांप्रणमाम्यहम् ॥ २५ ॥

॥ १९ ॥ जिन्होंने कार्तिककी पूर्णिमाको गोप और गोपीमण्डलमें समाकीर्ण शुभप्रद राधाके रासमहोत्सवमे अवस्थान किया, उन्हीं गंगाको प्रणामकरता हूं ॥ २०॥ जो विस्तारम करोड योजन और दीर्घतामें अपना लक्षगुण स्थान अधिकार करके गोलोक धाममें वास करती हैं,उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं॥ २१॥जो विस्तारमें साठलाख और दैर्घ्यमें उससे चतुर्गुण स्थान अधिकार करके वैकुण्ठमें वासकरती है उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ २२ ॥ जो विस्तारमें तीसलाख योजन और दीर्घतामें उससे पचगुना स्थान अधिकार करके ब्रह्मलोकमें वास करती है उन्ही गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ २३॥ जो विस्तारमें त्रिंशल्लक्षयोजन और दैर्घ्यमें उससे चतुर्गुना स्थान अधिकार करके शिवलोकमें वास करती है, उन्हीं गंगाको प्रणाम करता हूं ॥ २४ ॥ जो विस्तारमें लक्षयोजन और दैर्घ्यमें उससे सातगुण

तुम्हीं शान्तस्वभाव नारायणकी प्रियतमा और उनके सौभाग्यगर्वसे गर्विता हो तुम मालतीमालासे विभूषित केशभारसंपन्न हो ॥ ४॥ तुम्हारा गण्डदेश चन्दनबिन्दु सिंदूरबिन्दु और नानाविध विचित्र कस्तूरी पत्र रचनाओंकी रेखासे कैसा सुसज्जित रहता है ॥ ५॥ तुम्हारे परिहित वस्त्र और अतिमनोहर ओष्ठपुट परिपक्वबिम्बाफलकी अपेक्षाभी लोहित वर्ण हैं तुम्हारे दांतोंकी पंक्ति मुक्तापंक्तिकी शोभाका तिरस्कार करती है ॥ ६ ॥ तुम्हारे नयन कैसे मनोहर हैं तुम्हारा अपाङ्ग विलोकन कैसा आनन्दजनक है तुम्हारे दोनों स्तन श्रीफलके समान कैसे कठिन हैं ॥ ७ ॥ नितम्बदेश रंभास्तंम्भकी अपेक्षा कैसे कठिन और सुघन है दोनों चरणकमलोंने स्थलपद्मकी शोभाका तिरस्कार करके कैसी शोभा धारण की है ॥ ८ ॥ चरणमें लोहित वर्णपादुका कुंकुम और अलक्तक कैसी शोभा

नारायणप्रियांशांतांतत्सौभाग्यसमन्विताम् ॥ बिभ्रतींकबरीभारंमालतीमाल्यसंयुतम् ॥ ४ ॥ सिंदूरबिंदुललितंसार्धंचंदनबिंदुभिः ॥ कस्तूरीपत्रकंगंडेनानाचित्रसमन्वितम् ॥ ५ ॥ पक्कबिंबविनिंद्याच्छचार्वोष्टपुटमुत्तमम् ॥ मुक्तापंक्तिप्रभामुष्टदंतपंक्तिमनोरमम् ॥ ६ ॥ सुचारुवक्रनयनंसकटाक्षंमनोहरम् ॥ कठिनंश्रीफलाकारंस्तनयुग्मंचबिभ्रतीम् ॥ ७ ॥ बृहच्छ्रोणिंसुकठिनांरंभास्तंभविनिंदिताम् ॥ स्थलपद्मप्रभामुष्टपदपद्मयुगंवरम् ॥८॥ रत्नपादुकसंयुक्तंकुंकुमाक्तंसयावकम् ॥ देवेंद्रमौलिमंदारमकरंदकणारुणम् ॥ ९॥ सुरसिद्धमुनींद्रैश्चदत्तार्घसंयुतंसदा॥ तपस्विमौलिनिकरभ्रमरश्रेणिसंयुतम् ॥ १० ॥ मुक्तिप्रदंमुमुक्षूणांकामिनांसर्वभोगदम् ॥ वरांवरेण्यांवरदांभक्तानुग्रहकारिणीम् ॥ ११ ॥ श्रीविष्णोःपददात्रींचभजेविष्णुपदींसतीम् ॥ इत्यनेनैवध्यानेनध्यात्वात्रिपथगांशुभाम् ॥ १२ ॥ दत्त्वासंपूजयेद्ब्रह्मन्नुपचाराणिषोडश॥ आसनंपाद्यमर्घंचस्नानीयंचाऽनुलेपनम् ॥ १३ ॥

पाता है देवेन्द्रके मस्तकस्थित पारिजात कुसुमके मकरन्दमें दोनों चरणोंने कैसा अरुणिमा राग धारण किया है ॥ ९ ॥ देवता सिद्ध तथा मुनींद्रोंका दियाहुआ अर्घ्य चरणोंमें कैसी शोभापाता है. तपस्वियोंके मस्तक झुकाकर प्रमाण करनेसे बोध होता है कि, मानों चरणकमलोंमें भ्रमरपंक्ति सन्निविष्ट हुई है ॥ ॥१०॥ हे मातः ! तुम्हारे पादपद्म मुक्तिकी कामना करनेवालेको मुक्ति और भोगकी अभिलाषा करनेवालेको भोग प्रदान करते हैं. हे मातः ! तुम्हीं वर तुम्हीं वरेण्य तुम्हीं वरद और तुम्हीं भक्तोंपर अनुग्रह करने वाली हो ॥ ११॥ तुम्हीं विष्णुपद प्रदानकरती हो और तुम्हीं विष्णुपदसे उत्पन्न हुईहो सतीहो तुमको प्रणाम करता हूं. हे वत्स ! इस ध्यानसे त्रिपथगा शुभदायिनी गंगाका ध्यान करके ॥ १२ ॥ षोडशोपचारसे पूजे आसन पाद्य अर्घ्य स्नानीय अनुलेपन ॥ १३ ॥

प्रणाम करनेपर॥६९॥ वह उनके सामनेही अन्तर्धान होगये. देवर्षि नारदजी बोले हे वेदविदग्रगण्य ! राजा भगीरथने कुथुमशाखोक्त किस ध्यान किस स्तोत्र और किस विधानसे ॥ ७० ॥ गंगाकी पूजा करी हे श्रेष्ठ ! वह कहिये. नारायणने कहा हे वत्स नारद ! प्रथम तो स्नानपूर्वक धौतवस्त्र पहरकर नित्य क्रिया करै ॥७१॥ फिर संयुत होकर भक्तिभावसे गणेश दिनेश अग्नि विष्णु शिव और शिवा ॥ ७२ ॥ इन छः देवताओंकी पूजा करै क्योंकि इन छः देवताओंकी विना पूजा किये पूजाका अधिकारी नहीं होता. प्रथम विघ्नविनाशके लिये गणेश, आरोग्यता लाभके लिये सूर्य ॥ ७३॥ पवित्र होनेके लिये अग्निदेव, ऐश्वर्य लाभके लिये विष्णु, ज्ञानलाभके लिये शिव और मुक्तिलाभके लिये भवानीकी पूजा करै ॥ ७४ ॥ इन सब देवताओंकी पूजा करनेसे कार्यमें अधिकार होता है

भगीरथश्चगंगाचसोंऽतर्धानंचकारह ॥ नारदउवाच॥केनध्यानेनस्तोत्रेणकेनपूजाक्रमेणच॥७०॥ पूजांचकारनृपतिर्वदवेदविदांवर॥श्रीनारा यणउवाच ॥ स्नात्वानित्यक्रियांकृत्वाधृत्वाधौतेचवाससी ॥७१॥ संपूज्यदेवषट्कंचसंयतोभक्तिपूर्वकम् ॥ गणेशंचदिनेशंचवह्निंविष्णुंशिवंशि वाम्॥७२॥संपूज्यदेवषट्कंचसोऽधिकारीचपूजने॥गणेशंविघ्ननाशायआरोग्यायदिवाकरम् ॥७३॥ वह्निंशौचायविष्णुंचलक्ष्म्यर्थंपूजयेन्नरः ॥ शिवंज्ञानायज्ञानेशंशिवांचमुक्तिसिद्धये ॥ ७४ ॥ संपूज्यैतॉंल्लभेत्प्राज्ञोविपरीतमतोऽन्यथा ॥ दध्यावनेनध्यानेनतद्ध्यानंशृणुनारद ॥ ॥ ७५ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेम०नवमस्कंधेएकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ ध्यानंचकण्वशाखोक्तंसर्वपापप्रणाशनम् ॥ श्वेतपंकजवर्णाभांगंगांपापप्रणाशिनीम् ॥ १ ॥ कृष्णविग्रहसंभूतांकृष्णतुल्यांपरांसतीम् ॥ वह्निशुद्धांशुकाधानांरत्नभूषणभूषिताम् ॥ २ ॥ शरत्पूर्णेंदुशतकमृष्टशोभाकरांपराम् ॥ ईषद्धास्यप्रसन्नास्यांशश्वत्सुस्थिरयौवनाम् ॥ ३ ॥

नहीं तो विपरीत फल प्राप्त होता है. अब भगीरथने जिस ध्यान द्वारा गंगाका ध्यान किया था वह कहताहूं सुनो ॥ ७५ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायामेकादशोऽध्यायः ॥११॥ नारायणने कहा हे वत्स नारद ! अब पापनाशक काण्वशाखोक्त गंगाका ध्यान कहता हूं सुनो. हे श्वेतस रोजवर्णे गङ्गे ! तुम सबके समस्त पाप ध्वंस करती हो॥१॥ तुम्हीं श्रीकृष्णके शरीरसे उत्पन्न हुई हो, तुम्हीं श्रीकृष्णके समान सामर्थ्यशालिनी हो,तुम्हारे समान सती अन्य दूसरी नहीं है. तुम अग्निपरीक्षित विशुद्ध वस्त्र पहरती हो, तुम्हारा सर्वाङ्ग रत्नमय आभूषणोंसे विभूषित है ॥ २ ॥ तुमने शरत्कालीन शतपूर्णचन्द्र माकी अपेक्षा उज्ज्वल ज्योति धारण की है. ईषद्धास्यसे तुम्हारा मुखमण्डल सदा प्रसन्न रहता है और तुम आजीवन स्थिरयौवना हो ॥ ३ ॥

दृष्टिगोचर होगी जिनकी सीमा नहीं मृतपुरुषका महापुण्य न रहनेसे उसका देह तुम्हारे क्रोड़में ... ात नहीं होसकता ॥५७॥ जबतक सूर्य उदय होंगे तबतक वह पुरुष वैकुण्ठधाममे वास करेगा अनेक देह धारण कराय स्वकर्मफल भोगके अन्तमें ॥५८॥ उसको सारूप्य प्रदान करके पार्षद करता हूं यदि कोई अज्ञानी पुरुष तुम्हारे जलको स्पर्श करके देहत्याग करे ॥ ५९ ॥ उसको सालोक्य प्रदान करके पार्षद करता हूं अधिक क्या यत्किंचित् तुम्हारा नाम स्मरण करके स्थानान्तरमें भी देहत्याग करनेसे ॥ ६०॥ ब्रह्माकी अवस्थातक उसको सालोक्य प्रदान करता हूं और यदि भक्तिभावसे तुम्हारा नामस्मरण करके अन्यत्र देह त्याग करे ॥६१ ॥ उसको असख्य प्राकृतलयपर्यन्त सारूप्य प्रदान करता हूं, वह अतिउत्तम रत्ननिर्मित विमानमें बैठ, तत्काल पार्षदोंके सहित ॥६२॥ गोलोकमें जाय मेरे समान रूप धारण करसकता है उसको तीर्थ अतीर्थके मरनेमें कुछ विशेष नहीं है ॥६३॥ जो नित्य मेरे मंत्रकी उपासना करके मुझको निवेदन

प्रयातिसचवैकुंठंयावदह्नःस्थितिस्त्वयि ॥ कायव्यूहंततःकृत्वाभोजयित्वास्वकर्मकम् ॥ ५८ ॥ तस्मैददामिसारूप्यंकरोमितंचपार्षदम् ॥ अज्ञानीत्वज्जलस्पर्शाद्यदिप्राणान्समुत्सृजेत् ॥ ५९ ॥ तस्मैददामिसालोक्यंकरोमितंचपार्षदम् ॥ अन्यत्रवात्यजेत्प्राणांस्त्वन्नामस्मृतिपूर्वकम् ॥ ६० ॥ तस्मैददामिसालोक्यंयावद्वैब्रह्मणोवयः ॥ अन्यत्रवात्यजेत्प्राणांस्त्वन्नामस्मृतिपूर्वकम् ॥ ६१ ॥ तस्मैददामिसारूप्यमसंख्यंप्राकृतंलयम् ॥ रत्नेंद्रसारनिर्माणयानेनसहपार्षदैः ॥६२॥सद्यःप्रयातिगोलोकंममतुल्योभवेद्ध्रुवम्॥तीर्थेप्यतीर्थेमरणेविशेषोनास्तिकश्चन ॥ ॥६३॥मन्मंत्रोपासकानांतुनित्यंनैवेद्यभोजिनाम्॥पूतंकर्तुंसशक्तोहिलीलयाभुवनत्रयम्॥६४॥रत्नेंद्रसारयानेनगोलोकंसंप्रयातिच॥मद्भक्तबांधवायेषांतेऽपिपश्वादयोपिहि ॥ ६५ ॥ प्रयांतिरत्नयानेनगोलोकंचाऽतिदुर्लभम् ॥ यत्रयत्रस्मृतास्तेचज्ञानेनज्ञानिनःसति ॥ ६६ ॥ जीवन्मुक्ताश्चतेपूतामद्भक्तेःसंविधानतः ॥ इत्युक्त्वाश्रीहरिस्तांचप्रत्युवाचभगीरथम् ॥ ६७ ॥ स्तुहिगंगामिमांभक्त्यापूजांचकुरुसांप्रतम् ॥ भगीरथस्तांतुष्टावपूजयामासभक्तितः ॥ ६८ ॥ कौथुमोक्तेनध्यानेनस्तोत्रेणाऽपिपुनःपुनः ॥ प्रणनामचश्रीकृष्णंपरमात्मानमीश्वरम् ॥ ६९ ॥

की हुई वस्तु भक्षण करता है वह भक्तजन लीलापूर्वकही त्रिभुवन पवित्र करसकताहै ॥ ६४ ॥ वह पुरुष सर्वोत्कृष्ट रत्ननिर्मित विमानमें चढकर गोलोकधाममे जाता है. हे पतिव्रते ! मेरे भक्तके बांधवगणभी यदि पशुजन्मलाभ करें ॥ ६५ ॥ तो वह भी मेरी भक्तिके प्रभावसे पवित्र होकर रत्नमय विमानमें बैठ दुर्लभ गोलोकमें गमन कर सक्ते है भक्तगण जिस किसी स्थानमें वास क्यों न करैं भक्तिपूर्वक मुझको स्मरण करने पर॥६६॥उस भक्तिके प्रभावसे वह जीवन्मुक्त होते है और पवित्र होते है भगवान् श्रीहरिने गंगासे इसप्रकार कहकर भगीरथसे कहा ॥ ६७ ॥ हे वत्स ! अब तुम भक्तिपूर्वक गंगाका स्तव और गंगाकी पूजा करो तब भगीरथने भक्तिभावसे॥६८॥कौथुमीशाखोक्त ध्यानसे देवीकी पूजा करके वारंवार उनकी स्तुति करी. अनन्तर गंगा और भगीरथके परमात्मरूपी श्रीकृष्णको

आजसे कलिके पांच हजार वर्षतक तुमको भारतमें रहना होगा ॥ ४६ ॥ तुम नित्य जलनिधिके संग क्रीडाकौतुकमें काल व्यतीत करोगी, क्योंकि जैसी तुम रसिका हो, वह भी इसी प्रकार रसिकचूडामणि है ॥ ४७ ॥ भारतवासी सब मनुष्य भगीरथकृत स्तोत्रसे तुम्हारी स्तुति और भक्तिभावसे तुम्हारी पूजा करेंगे ॥ ४८ ॥ काण्वशाखोक्त ध्यानद्वारा ध्यान करके जो प्रतिदिन तुम्हारी अर्चना, तुम्हारी स्तुति और तुमको प्रणाम करेंगे, वह अश्वमेध यज्ञके फलको प्राप्त होंगे ॥४९॥ अधिक क्या शतयोजनके अन्तरमें भी वास करके जो कोई "गंगा गंगा" यह शब्द मुखसे उच्चारण करता है तो वह पुरुष सब प्रकारके पापोंसे छूट कर विष्णुलोकमें जाता है ॥ ५० ॥ हजार हजार पापियोंके स्नान करनेसे तुमको जो पाप स्पर्श होगा वह अविचलित चित्तसे सहना, क्योंकि प्रकृति मंत्रउपासक

नित्यंत्वमब्धिनासार्धंकरिष्यसिरहोरतिम् ॥ त्वमेवरसिकादेविरसिकेंद्रेणसंयुता ॥ ४७ ॥ त्वांस्तोष्यंतिचस्तोत्रेणभगीरथकृतेनच ॥ भारतस्थाजनाःसर्वेपूजयिष्यंतिभक्तितः ॥४८॥ कण्वशाखोक्तध्यानेनध्यात्वात्वांपूजयिष्यति॥यःस्तौतिप्रणमेन्नित्यंसोऽश्वमेधफलंलभेत् ॥४९॥ गंगागंगेतियोब्रूयाद्योजनानांशतैरपि ॥ मुच्यतेसर्वपापेभ्योविष्णुलोकंसगच्छति ॥ ५० ॥ सहस्रपापिनांस्नानाद्यत्पापंतेभविष्यति ॥ प्रकृतेर्भक्तसंस्पर्शादेवतद्धिविनंक्ष्यति ॥ ५१ ॥ पापिनांतुसहस्राणांशवस्पर्शेनयत्त्वयि ॥ तन्मंत्रोपासकस्नानात्तदघंचविनंक्ष्यति ॥ ५२ ॥ तत्रैव त्वमधिष्ठानंकरिष्यस्यघमोचनम् ॥ सार्धंसरिद्भिःश्रेष्ठाभिःसरस्वत्यादिभिःशुभे ॥ ५३ ॥ तत्तुतीर्थंभवेत्सद्योयत्रतद्गुणकीर्तनम् ॥ त्वद्रेणुस्पर्शमात्रेणपूतोभवतिपातकी ॥ ५४ ॥ रेणुप्रमाणवर्षंचदेवीलोकेवसेद्ध्रुवम् ॥ ज्ञानेनत्वयियेभक्त्यामन्नामस्मृतिपूर्वकम् ॥ ५५ ॥ समुत्सृजंति प्राणांश्चतेगच्छंतिहरेःपदम् ॥ पार्षदप्रवरास्तेचभविष्यंतिहरेश्चिरम् ॥ ५६ ॥ लयंप्राकृतिकंतेचद्रक्ष्यंतिचाऽप्यसंख्यकम् ॥ मृतस्यबहुपुण्येनतच्छवंत्वयिविन्यसेत् ॥ ५७ ॥

भक्तोंके स्पर्शसे तुम्हारे संपूर्णही पाप नष्ट होंगे॥५१॥अधिक क्या हजार हजार पापी शव स्पर्श करके तुम्हारे जलमें स्नान करनेपर भी उन प्रकृतिमन्त्रोपासक साधुओंके स्पर्शसे तुम्हारे समस्तही पापं नष्ट होंगे॥५२॥हे शुभे!तुम भारतमें सरस्वती इत्यादि श्रेष्ठ नदियोंके संग अवस्थान करके पापियोंके पापपंक प्रक्षालन करो ॥५३॥ जहां प्रकृति देवीकी महिमा कीर्तित होगी वह स्थान पवित्र तीर्थके नामसे विख्यात होगा तुम्हारी चरणरेणुके स्पर्शसे घोर पातकी भी पवित्र होंगे ॥ ॥५४॥और वह निःसन्देह उस रेणुपरिमित वर्ष देवलोक अर्थात् मणिद्वीपमें वास करेंगे जो ज्ञान सहित भक्तिपूर्वक मेरा नाम स्मरण करते करते ॥ ५५ ॥ तुम्हारे गोदमें देहत्याग करेंगे, वह निःसन्देह मेरे लोकमें जाकर अनन्तकालतक मेरे प्रधान पार्षद हो अवस्थान करेंगे ॥५६॥ कितनीही असंख्य प्राकृतप्रलय उनके

लक्षवर्षपर्यन्त तपस्या की, अन्तमें करोड ग्रीष्मके सूर्यके समान प्रभायुक्त श्रीकृष्णने उनको दर्शन दिया॥१४॥उन किशोर मूर्ति गोपवेषधारी द्विभुज श्रीकृष्णके हाथमें मुरली विराजमान थी और उनका वह गोपाल सुंदरीरूप देखनेसे बोध होता था मानों भक्तोंके प्रति अनुग्रहप्रकाश करनेके लियेही सर्वदा उन्मुख रहते हैं॥१५॥वह स्वेच्छामय परब्रह्म है उनकी अपूर्णता नहीं है.ब्रह्मा विष्णु और महेश्वरादि देवता तथा मुनि इत्यादि सभी उन विभुका स्तव करते रहते है॥१६॥ वह किसीमें लिप्त नहीं हैं और सबके साक्षीरूपसे अवस्थान करते है, वह तीनो गुणोंसे अतीत और प्रकृतिसेभी अतीत पदार्थ हैं. कुछेक हास्यसे उनका मुखमंडल सदाही प्रफुल्ल है भक्तोंके प्रति अनग्रह प्रकाश करनेमें उनके समान दूसरा और कोई नहीं है ॥१७॥ उनका परिधान अग्नि परीक्षित विशुद्ध अंशुक और सर्वांग

द्विभुजंमुरलीहस्तंकिशोरंगोपवेषिणम् ॥ गोपालसुंदरीरूपंभक्तानुग्रहरूपिणम् ॥ १५ ॥ स्वेच्छामयंपरंब्रह्मपरिपूर्णतमंप्रभम्॥ब्रह्मविष्णुशिवाद्यै श्वस्तुतंमुनिगणैर्नुतम् ॥१६॥ निर्लिप्तंसाक्षिरूपंचनिर्गुणंप्रकृतेःपरम् ॥ ईषद्धास्यप्रसन्नास्यंभक्तानुग्रहकारणम् ॥ १७ ॥ वह्निशुद्धांशुकाधानं रत्नभूषणभूषितम्॥ तुष्टावदृष्ट्वानृपतिःप्रणम्यचपुनःपुनः ॥१८॥ लीलयाचवरंप्रापवांछितंवंशतारणम् ॥ कृत्वाचस्तवनंदिव्यंपुलकांकितविग्र हः ॥ १९ ॥श्रीभगवानुवाच॥भारतंभारतीशापाद्गच्छशीघ्रंसुरेश्वरि॥सगरस्यसुतान्सर्वान्पूतान्कुरुममाऽऽज्ञया ॥२०॥ त्वत्स्पर्शवायुनापूताया स्यंतिममंमंदिरम् ॥ बिभ्रतोममूर्तीश्चदिव्यस्यंदनगामिनः ॥ २१ ॥ मत्पार्षदाभविष्यंतिसर्वकालंनिरामयाः॥ समुच्छिद्यकर्मभोगान्कृताञ्ज न्मनिजन्मनि ॥२२॥ कोटिजन्मार्जितंपापंभारतेयत्कृतंनृभिः ॥ गंगायावातस्पर्शेननश्यतीतिश्रुतौश्रुतम्॥ २३ ॥ स्पर्शनाद्दर्शनाद्देव्याःपुण्यं दशगुणंततः ॥ मौसलस्नानमात्रेणसामान्यदिवसेनृणाम् ॥ २४ ॥

रत्नमय विभूषणोंसे विभूषित था- राजा भगीरथ उस अपूर्व मूर्तिका दर्शन करके प्रणामपूर्वक वारंवार स्तव करने लगे ॥१८॥ उनका सर्वांग पुलकावलीसे पूर्ण होगया अनन्तर उन्होनें स्वच्छन्दतासे अपने वंशका तारनेवाला अभिमत वर लाभ किया ॥१९॥तब भगवान् श्रीकृष्णने गंगासे कहा हे सुरेश्वरि ! सरस्वतीके शापसे तुम शीघ्र भारतमें अवतीर्ण होओ, मेरे कहनेके अनुसार तुम शीघ्र जाकर सगर—सन्तानका उद्धार करो ॥ २० ॥ वह सलिलकणवाही वायुके स्पर्शसे पवित्र हो, मेरे समान मूर्ति धारण कर दिव्य विमानमे चढ मेरे भवनमें आवेंगे ॥ २१ ॥ और निरन्तर वहां मेरे पार्षद होकर वास करेंगे और उनको जन्म जन्मान्तर कृतपातकमें लिप्त होना नहीं पडेगा ॥ २२ ॥ हे वत्स नारद ! वेदमें इसप्रकार वर्णित हुआ है कि, मनुष्यगण भारतमें जन्म ग्रहण करके यदि करोड करोड जन्म पापाचरण करें तो भी एक गंगाके सलिलकणवाही वायुके स्पर्शसे वह सब ध्वंस होजाते हैं ॥२३॥ गंगाजीके दर्शन और गंगाजलके

श्रीनारायण बोले हे वत्स! पूर्वकालके समय सूर्यवंशमें सगर नामक श्रीमान् एक राजराजेश्वरने जन्म लिया था उनकी परमरूपवती दो भार्या थीं, तिनमें एकका नाम वैदर्भी और दूसरीका नाम शैव्या था॥ ४॥ शैव्याके गर्भसे नरपतिके वंशधर अतिरूपवान् एक पुत्रने जन्म ग्रहण किया इस पुत्रका नाम असमञ्जस था॥ ५॥ इस ओर दूसरी रानी वैदर्भी पुत्रकी इच्छासे श्रीशंकरकी आराधना करने लगी भगवान् भूतनाथके प्रसन्न होकर वर देनेसे वैदर्भी भी गर्भवती हुई॥ ६॥ अनन्तर शतवर्ष गर्भधारणके पीछे उसने एक मांसका पिंड प्रसव किया. यह देखकर राजपत्नी अत्यन्त दुःखितमनसे महादेवकी शरणागत हो उच्चस्वरसे वारंवार रोदन करने लगी॥ ७॥ तब भगवान् शंकरने ब्राह्मणके वेषमें वहां उपस्थित होकर उस मांसपिंडको सहस्र खंडमें विभक्त किया॥ ८॥ वह सहस्रखंड महाबलपराक्रान्त पुत्ररूपमे परिणत हुए.

श्रीनारायणउवाच ॥ राजराजेश्वरःश्रीमान्सगरःसूर्यवंशजः ॥ तस्यभार्याचवैदर्भीशैव्याचद्वेसनोहरे ॥ ४॥ तत्पत्न्यामेकपुत्रश्चबभूवसुमनोहरः ॥ असमंजइतिख्यातःशैव्यायांकुलवर्धनः ॥५॥ अन्याचाऽऽराधयामासशंकरंपुत्रकामुकी॥ बभूवगर्भस्तस्याश्चहरस्यचवरेणह॥ ६॥ गतेशताब्देपूर्णेचमांसपिंडंसुषावसा॥ तद्दृष्ट्वासाशिवंध्यात्वारुरोदोच्चैःपुनःपुनः॥७॥ शंभुर्ब्राह्मणरूपेणतत्समीपंजगामह ॥ चकारसंविभज्यैतत्पिंडंषघ्रिसहस्रधा ॥ ८ ॥ सर्वेबभूवुःपुत्राश्चमहाबलपराक्रमाः ॥ ग्रीष्ममध्याह्नमार्तंडप्रभामुष्टकलेवराः ॥ ९ ॥ कपिलस्यमुनेःशापाद्बभूवुर्भस्मसाच्चते ॥ राजारुरोदतच्छ्रुत्वाजगामगहनेवने ॥ १० ॥ तपश्चकाराऽसमंजोगंगानयनकारणात् ॥ लक्षवर्षंतपस्तप्त्वाममारकालयोगतः ॥ ११ ॥ अंशुमांस्तस्यतनयोगंगानयनकारणात् ॥ तपःकृत्वालक्षवर्षंममारकालयोगतः ॥ १२ ॥ भगीरथस्तस्यपुत्रोमहाभागवतःसुधीः॥ वैष्णवोविष्णुभक्तश्चगुणवानजरामरः ॥ १३ ॥ तपःकृत्वालक्षवर्षंगंगानयनकारणात् ॥ ददर्शकृष्णंग्रीष्मस्थसूर्यकोटिसमप्रभम् ॥ १४ ॥

अधिक क्या ? उन कुमारोके शरीरकी प्रभा ग्रीष्मकालके मध्याह्नके सूर्यकी प्रभासे भी अधिक उज्ज्वल थी॥ ९॥ किन्तु सम्पूर्ण कुमारोंके कपिलमुनिके शापसे[1] भस्म होनेपर राजाने अत्यन्त रुदन करते करते निबिड वनमें प्रवेश किया॥ १०॥ इधर असमंजस गंगाको लानेकेलिये घोरतर तपस्या करनेलगे क्रमानुसार लाख वर्ष बीतने पर उन्होंने कालके वशीभूत होकर देह त्याग दिया ॥ ११ ॥ फिर उनके पुत्र अंशुमान् गंगाको लानेकेलिये लक्षवर्षपर्यन्त कठोर तपस्या करके कालकवलमें पतित हुए ॥ १२॥ इसके उपरान्त अंशुमान्के पुत्र भगवद्भक्त परमवैष्णव अजर अमर अशेषगुणोंकी खान बुद्धिमान् भगीरथने॥ १३॥ गंगाको लानेकेलिये एक

१ सगरके यज्ञ करनेपर इन्द्रने घोडा हरणकर कपिलजी के समीप जा रक्खा. यह राजकुमार उसको खोजनेगये वहापाय कपिलजीको दुर्वचन कहनेसे उनके कोपानलमे भस्म हुए असमजसकी प्रार्थनासे गगासे उद्धार होगा यह मुनिने कहा ( ना०पु० ) ।

भूमिमें स्थापन करनेसे निःसन्देह नरकवास प्राप्त होता है॥२२॥जपमाला, पुष्पमाला, गोरोचन और कपूर भूमिमें स्थापन करनेसे स्थापन करनेवालेको निःसन्देह घोरतर नरककी यन्त्रणा भोगनी पडती है ॥ २३ ॥ चन्दन काष्ठ रुद्राक्षमाला और कुशमूल पृथ्वीमें स्थापन करनेसे एक मन्वन्तरपर्यन्त नरकमें वास होता है ॥ २४ ॥ पुस्तक और यज्ञसूत्र भूमिपर स्थापन करनेसे फिर उसको ब्राह्मणके कुलमें जन्म नहीं मिलता ॥ २५ ॥ बरन् उसको ब्रह्महत्याके समान पातकमें लिप्त होना पडता है. ग्रंथियुक्त यज्ञसूत्र सब वर्णोंको पूज्य है॥२६॥यज्ञकार्य समापनके पीछे जो पुरुष दूध दहीसे पृथ्वीका अर्थात् यज्ञभूमिका अभिषेक नहीं करता उसको सात जन्मतक संतप्त होकर तप्तभूमिमे वास करना पडता है ॥ २७ ॥ भूकम्प वा ग्रहणके समय जो मिट्टी खोदता है वह महापापी जन्मान्तरमें

जपमालांपुष्पमालांकर्पूरंरोचनंतथा ॥ योमूढश्चाऽर्पयेद्भूमौसयातिनरकंध्रुवम् ॥ २३ ॥ भूमौचंदनकाष्ठंचरुद्राक्षंकुशमूलकम् ॥ संस्थाप्यभूमौनरकेवसेन्मन्वंतरावधि ॥ २४ ॥ पुस्तकंयज्ञसूत्रंचभूमौसंस्थापयेन्नरः ॥ नभवेद्विप्रयोनौचतस्यजन्मांतरेजनिः ॥ २५ ॥ ब्रह्महत्यासमंपापमिहवैलभतेध्रुवम् ॥ ग्रंथियुक्तंयज्ञसूत्रंपूज्यंचसर्ववर्णकैः ॥ २६ ॥ यज्ञंकृत्वातुयोभूमिंक्षीरेणनहिसिंचति ॥ सयातितप्तभूमिंचसंतप्तःसप्तजन्मसु ॥२७॥ भूकंपेग्रहणेयोहिकरोतिखननंभुवः ॥ जन्मांतरेमहापापोह्यंगहीनोभवेद्ध्रुवम् ॥ २८ ॥ भवनंयत्रसर्वेषांभूमिस्तेनप्रकीर्तिता ॥ काश्यपीकश्यपस्येयमचलास्थिररूपतः ॥ २९ ॥ विश्वंभराधारणाच्चाऽनंतानंतस्वरूपतः ॥ पृथिवीपृथुकन्यात्वाद्विस्तृतत्वान्महामुने ॥३०॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेदशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ नारदउवाच ॥ श्रुतंपृथिव्युपाख्यानमतीवसुमनोहरम् ॥ गंगोपाख्यानमधुनावदवेदविदांवर ॥ १ ॥ भारतेभारतीशापात्साजगामसुरेश्वरी ॥ विष्णुस्वरूपापरमास्वयंविष्णुपदीतिच ॥ २ ॥ कथंकुत्रयुगेकेनप्रार्थिताप्रेरितापुरा॥तत्क्रमंश्रोतुमिच्छामिपापघ्नंपुण्यदंशुभम् ॥ ३ ॥

अंगहीन होता है ॥२८॥ हे मुनिवर ! यह पृथ्वी सबका भवन होनेके कारण भूमि कश्यपकी कन्या होनेसे काश्यपी स्थिररूपा होनेसे अचला ॥ २९ ॥ सम्पूर्ण विश्वको धारण करनेके कारण विश्वम्भरा अनन्त विस्तार होनेसे अनन्ता और पृथुराजकी कन्या वा बहुत विस्तृत होनेके कारण पृथ्वीनामसे अभिहित हुई है॥ ३०॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः ॥१०॥ देवर्षि नारदने कहा हे वेदविदाम्वर ! अत्यन्त मनोहर पृथ्वीका उपाख्यान सुना अब गंगाका उपाख्यान सुननेकी इच्छा है ॥१॥ पूर्वमें सुना है कि, सुरेश्वरी विष्णुस्वरूपिणी विष्णुपादोद्भवा गंगा भारतीके शापसे भारतमें गई ॥ २॥ किन्तु उनके भारतमें जानेका कारण क्या है ? किस युगमे किसकी प्रार्थनासे वह भारतवर्षमें गई ? हे प्रभो ! वही पापनाशक पुण्यप्रद शुभवृत्तान्त वर्णन कीजिये॥ ३॥

धान्यादि उत्पन्न करता है, उसको भी चौदह इन्द्रपात होनेके समयतक असिपत्र नामक नरकमे वास करना पडता है ॥ ११ ॥ अन्यनिर्मित पुष्करिणी इत्यादिमें स्नान करनेके समय पॉच मिट्टीकी डली उठा करके स्नान करना चाहिये किन्तु यदि ऐसा न करके स्नान करता है, उसको स्नानका फललाभ होना तो दूर रहे, बरन् उसको नरकवासका आश्रय ग्रहण करना होता है॥ १२॥जो पुरुष कामके वशीभूत होकर किसी प्रकारकी निर्जन भूमिमें वीर्यपात करता है तो उसको धराकी भूमिकी रेणुका परिमित वर्षपर्यन्त नरकका दुःख भोगना पडता है । १३॥अम्बुवाची दिनमें भूमिखनन करनेसे चार युगपर्यंत कृमिदंश नामक नरकमें काल व्यतीत करना पडता है ॥१४॥ जो मूढ पुरुष कूप बनानेवालेकी वा जलाशयदाताकी विना अनुमतिलिये लुप्तकूपका वा लुप्तजलाशयका पंकोद्धार करता है ॥ १५ ॥ तो उसका कुछभी फलोदय नहीं होता, बरन् पूर्वस्वामीको ही पुण्यलाभ होता है अधिकतर उस मूर्खको तप्तकुंड नरकमें जाकर चौदह इन्द्रके समयपर्यंत वहां वास

पंचपिंडाननुद्धृत्यपरकूपेचस्नातियः॥प्राप्नोतिनरकंचैवस्नानंनिष्फलमेवच ॥१२॥ कामीभूमौचरहसिवीर्यत्यागंकरोतियः॥भूमिरेणुप्रमाणंचवर्षं तिष्ठतिरौरवे ॥१३॥ अंबुवाच्यांभूकरणंयःकरोतिचचमानवः ॥सयातिकृमिदंशंचस्थितिस्तत्रचतुर्युगम्॥१४॥परकीयेलुप्तकूपेकूपंमूढःकरोति यः॥पुष्करिण्यांचलुप्तायांपुष्करिणींददातियः॥१५॥सर्वफलंपरस्यैवतप्तकुंडंव्रजेच्चसः ॥ तत्रतिष्ठतिसंतप्तोयावदिंद्राश्चतुर्दश ॥ १६ ॥ परकीयेतडागेचपंकमुद्धृत्यचोन्मृजेत् ॥ रेणुप्रमाणवर्षंचब्रह्मलोकेवसेन्नरः ॥ १७ ॥ पिंडंपित्रेभूमिभर्तुर्नप्रदायचमानवः ॥ श्राद्धंकरोतियोमूढो नरकंयातिनिश्चितम् ॥ १८ ॥ भूमौदीपंयोऽर्पयतिसचांधःसप्तजन्मसु ॥ भूमौशंखंचसंस्थाप्यकुष्ठंजन्मांतरेलभेत् ॥१९ ॥ मुक्तांमाणिक्यहीरौचसुवर्णंचमणिंतथा ॥ पचसंस्थापयेद्भूमौसचांधःसप्तजन्मसु ॥२०॥ शिवलिंगंशिवामर्चांयश्चाऽर्पयतिभूतले ॥ शतमन्वंतरंयावत्कृमिभक्षस्सतिष्ठति ॥२१॥ शंखंयंत्रंशिलातोयंपुष्पंचतुलसीदलम्॥यश्चार्पयतिभूमौचसतिष्ठेन्नरकेध्रुवम् ॥ २२ ॥

करना पडता है॥ १६॥दूसरेके सरोवरके जलमें स्नान करनेके समय पांच डली उठा करके स्नान करनेसे उन गुटिकाकी रेणुपरिमितकाल स्नान करनेवाला ब्रह्मलोकमें वास करता है॥ १७॥पिता और पितामहादिके श्राद्धमे भूस्वामिको पिंड अर्थात् कोई खाद्यवस्तु विनादिये श्राद्ध करनेसे उस मूढ श्राद्ध करनेवालेको निःसन्देह नरकमें वास करना पडता है॥ १८॥विना आधार भूमिके ऊपर प्रदीप स्थापन करनेसे सात जन्मतक अंधा और जन्मांतरमें कुष्ठ रोगसे आक्रांत होता है॥ १९॥ मोती, मूँगा, हीरा, सुवर्ण, मणि इन पांच रत्नोंको भी भूमिमें स्थापन करनेसे स्थापन करनेवाला अंधा होता है॥ २०॥ शिवलिंग, शिवाकी प्रतिमूर्ति और शालग्राम शिला भूमिमे स्थापन करनेसे स्थापन करनेवालेको शतमन्वन्तरतक कृमिभक्षक होकर वास करना पडता है॥ २१॥शंख यंत्र शिलाजल अर्थात् चरणामृत पुष्प और तुलसीपत्र

नारदजी बोले हे वेदवेत्ताओंमें अग्रगण्य! दूसरेकी भूमिका हरण,दूसरेके कूपमें कूपखनन॥ १ ॥अम्बुवाची दिनमें भूमिखनन,पृथ्वीपर वीर्यत्याग,भूमिके ऊपर प्रदीप स्थापन॥ २ ॥वा पृथ्वीपर अन्य प्रकारका असदाचरण करनेसे जिसप्रकार पापका स्पर्श होता है,सो किस कार्यका अनुष्ठान करनेसे उसका प्रतीकार होता है ? यह सुननेकी अभिलाषा है,कृपापूर्वक वर्णन कीजिये ॥ ३ ॥ नारायण बोले हे वत्सनारद !इस भारतमें जो कोई एक वितस्त भूमि त्रिसंध्या करनेवाले ब्राह्मणको देता है तो उसका शिवलोकमे वास होता है ॥४॥धान्यपूर्ण पृथ्वी ब्राह्मणको दान करनेसे दाता अन्तकालमें भूमि रेणुपरिमित समयतक विष्णुलोकमें वास करताहै ॥५॥ब्राह्मणको ग्रामदान भूमिदान और धान्यदान करनेसे दाता और प्रतिग्रहीता दोनोंही पापसे छूटकर देवीलोकमें जाते हैं॥६॥अधिक क्या यदि कोई सज्जन

नारदउवाच ॥ भूमिदानकृतंपुण्यंपापंतद्धरणेनच ॥ परभूहरणात्पापंकूपेकूपखननेतथा॥ १ ॥अंबुवाच्यांभूखननेवीर्यस्यत्यागएवच ॥ दीपादिस्थापनात्पापंश्रोतुमिच्छामियत्नतः ॥ २ ॥ अन्यद्वापृथिवीजन्यंपापंयत्पृच्छतेपरम् ॥ यदस्तितत्प्रतीकारंवदवेदविदांवर ॥ ३ ॥श्रीनारायण उवाच ॥ वितस्तिमात्रभूमिंचयोददातिचभारते॥संध्यापूतायविप्रायसयातिशिवमंदिरम् ॥ ४ ॥भूमिंचसर्वसस्याढ्यांब्राह्मणायददातिच॥भूमिरेणुप्रमाणाब्दमंतेविष्णुपदेस्थितिः ॥ ५ ॥ ग्रामंभूमिंचधान्यंचब्राह्मणायददातियः ॥ सर्वपापाद्विनिर्मुक्तौचोभौदेवीपुरस्थितौ ॥ ६ ॥ भूमिदानंच तत्कालेयःसाधुश्चाऽनुमोदते ॥ सचप्रयातिवैकुंठेमित्रगोत्रसमन्वितः ॥ ७ ॥ स्वदत्तांपरदत्तांवाब्रह्मवृत्तिंहरेत्तुयः॥ सतिष्ठतिकालसूत्रेयावच्चंद्रदिवाकरौ ॥ ८ ॥ तत्पुत्रपौत्रप्रभृतिर्भूमिहीनःश्रियाहतः ॥ पुत्रहीनोदरिद्रश्चघोरंयातिचरौरवम् ॥ ९ ॥ गवांमार्गंविनिष्कृष्ययश्चसस्यंददाति च ॥ दिव्यंवर्षशतंचैवकुंभीपाकेचतिष्ठति ॥ १० ॥ गोष्ठंतडागंनिष्कृष्यमार्गेसस्यंददातियः सतिष्ठत्यसिपत्रेचयावदिंद्राश्चतुर्दश ॥ ११ ॥

भूमिदानके प्रसंगमे स्थित होकर दाताको प्रवृत्त करै तो वह भी अन्तमें मित्र बांधवोंके सहित वैकुण्ठधाममें गमन करते हैं ॥ ७ ॥ अपनी दी हुई हो वा पराई दी हुई हो ब्रह्मवृत्ति हरण करनेसे जबतक जगत्में चन्द्र सूर्य प्रकाशमान रहेंगे,तबतक उसको कालसूत्र नामक नरकमें वास करना पडेगा॥ ८ ॥यही नहीं, वरन् उसके पुत्र पौत्रादिकको भी भूमिहीन श्रीहीन पुत्रहीन और धनहीन हो घोरतर रौरवनरकमें वास करना होगा॥ ९ ॥ग्रामके प्रान्तभागमें गोप्रचार[1] स्थानकी रक्षा करनी चाहिये,यही शास्त्रका शासन है किन्तु यदि कोई उस गोप्रचार भूमिको कर्षण करके, उस भूमिजात धान्यादिसे पुण्यसंचय वा उसको ब्राह्मणके निमित्त हीदेदे तो उसका पुण्यसंचय करना तो दूर रहै, वरन् वह दिव्य शतवर्ष पर्यन्त कुंभीपाक नामक नरकमें वास करता है ॥ १० ॥ गोठवा तालाबादि नष्ट करके जो उसमें

१ जहा गौ चराकरती है उस स्थानको गोप्रचार कहते है ।

कहता हूं सुनो "हे जगजये ! हे जलाधारे । हे जलशीले । हे जयप्रदे । ॥५२॥ हे यज्ञवराहपत्नि । हे जयावहे ! तुम [illegible] विष्णु भी धराके अंगस्प
लाधारे । हे मांगल्ये ! हे मंगलप्रदे ! ॥५३॥ तुम मंगलप्रदानकेलिये मंगलकी अधीश्वरी हुई हो, अतएव इस संसारमें मुझको [illegible] सुखके अन्त
हे सर्वज्ञे ! हे सर्वशक्तिसमन्विते । ॥५४॥ हे सर्वकामप्रदे ! हे देवि पृथिवि ! तुम इस संसारमें मुझको वांछित फलप्रदान करो हे
बीजरूपे । हे सनातनि ! ॥५५॥ हे पुण्याश्रये ! तुम संपूर्ण पुण्यवान् पुरुषोंकी स्थानस्वरूप हो, इस संसारमे तुम सबको पुण्यप्रदान करती ,
( धान्य ) का आलय और तुम्हीं सब प्रकारके सस्य धनमें धनवती हो, तुम्हीं सबको सब प्रकारका सस्यप्रदान करती हो॥५६॥इस संसारमें तुम्ही
समस्त सस्य हरण करती हो और फिर एक समयमे अनेक प्रकारका सस्य उत्पन्न करती हो.हे भूमे!तुम्हीं भूमिपतियोंकी सर्वस्व स्वरूप हो॥५७॥उनको श्रेष्ठतम आश्रयस्व

यज्ञसूकरजायेत्वंजयंदेहिजयावहे॥मंगलेमंगलाधारेमांगल्येमंगलप्रदे ॥५३॥ मंगलार्थमंगलेशेमंगलंदेहिमेभवे ॥ सर्वाधारेचसर्वज्ञेसर्वशक्तिसमन्विते॥५४॥सर्वकामप्रदेदेविसर्वेष्टंदेहिमेभवे ॥ पुण्यस्वरूपेपुण्यानांबीजरूपेसनातनि ॥ ५५ ॥ पुण्याश्रयेपुण्यवतामालयेपुण्यदेभवे॥सर्वसस्यालयेसर्वसस्याढचेसर्वसस्यदे॥५६॥सर्वसस्यहरेकालेसर्वसस्यात्मिकेभवे॥भूमेभूमिपसर्वस्वेभूमिपालपरायणे॥५७॥भूमिपानांसुखकरेभूमिंदेहिचभूमिदे॥इदंस्तोत्रंमहापुण्यंप्रातरुत्थाययःपठेत्॥५८॥कोटिजन्मसुसभवेद्बलवान्भूमिपेश्वरः॥भूमिदानकृतंपुण्यंलभ्यतेपठनाज्जनैः॥५९॥भूमिदानहरात्पापान्मुच्यतेनाऽत्रसंशयः॥अंबुवाचीभूकरणपापात्समुच्यतेध्रुवम्॥६०॥अन्यकूपेकूपखननपापात्समुच्यतेध्रुवम् ॥ परभूमिहरात्पापान्मुच्यतेनाऽत्रसंशयः॥६१॥भूमौवीर्यत्यागपापाद्भूमौदीपादिस्थापनात्॥पापेनमुच्यतेसोऽपिस्तोत्रस्यपठनान्मुने ॥६२॥अश्वमेधशतंपुण्यंलभतेनाऽत्रसंशयः॥ भूमिदेव्यामहास्तोत्रंसर्वकल्याणकारकम् ॥६३॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कन्धेनवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

रूप और सुखस्वरूप हो, अतएव हे भूमिदे तुम मुझे भूमिदान करो" हे वत्स!पृथ्वीका यह स्तोत्र अतीव पुण्यप्रद है,अधिक क्या प्रतिदिन प्रातःकालमें उठकर जो इस
भूमिस्तोत्रको पढते हैं॥५८॥वह करोड २ जन्ममें सार्वभौम राजा होकर काल व्यतीतकरसकते है मनुष्यगण इसको पाठ करके भूमिदानके पुण्यलाभ करनेमें अधि
कारी होते है ॥ ५९ ॥ यदि कोई भूमिदान करके उसको फेरले, जो अम्बुवाची दिनमे भूमिखनन करता है ॥ ६० ॥ जो विना अनुमतिके दूसरेके बनाये
कूपमे कूपखनन करता है,जो पराई भूमि हरण करता है॥६१॥जो भूमिमें वीर्यपात करता है जो भूमिके ऊपर प्रदीप स्थापन करता है तो वह निःसन्देह इस
स्तोत्रका पाठ करनेपर अपने अपने किये पातकसे छूट जातेहैं॥६२॥इसके पढनेसे सौ अश्वमेधके समान पुण्यलाभ होता है इसमें संशय नहीं.वास्तवमें देवी धरणीका
यह स्तोत्र सब प्रकार कल्याणका आकरस्वरूपहै॥६३॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

भगवान् नारायणने कहा हे सुन्दरि ! जो मूढ पापात्मालोग तुम्हारी पीठपर यह सब द्रव्य स्थापन करेंगे, वह दिव्य शतवर्षपर्यन्त कालसूत्र ( नरकविशेष ) में गमन करेंगे ॥ ४२ ॥ हे वत्सनारद ! भगवान् नारायण धरासे इसप्रकार कहकर मौन होगये इत और पूर्वसंभोगके कारण धराके गर्भसे तेजस्वी मंगल ग्रह उत्पन्न हुए ॥ ४३ ॥ श्रीहरिकी आज्ञानुसार सभही काण्वशाखोक्त ध्यानसे धराकी पूजा करके स्तवपाठ करने लगे ॥ ४४ ॥ मूलमंत्रसे नैवेद्य इत्यादि समस्त द्रव्य देने लगे त्रैलोक्यमे सर्वत्रही उनका स्तव और पूजा चल निकली ॥ ४५ ॥ नारदजी बोले हे भगवन् ! वसुन्धराका ध्यान स्तव और मूलमंत्र पुराणोमें अति गूढ है, अतएव उसको सुननेके लिये मुझको बडा कौतूहल उपस्थित हुआ है अनुग्रहपूर्वक वर्णन कीजिये ॥ ४६ ॥ नारायणने कहा हे वत्स ! सबसे पहिले वराह देवके पृथ्वीकी पूजा करनेपर फिर ब्रह्माने उनकी पूजा की॥ ४७॥ब्रह्माकी पूजाके पीछे समस्त मुनीन्द्र समस्त मनु और मनुष्यादि सबने पृथ्वीकी पूजा

श्रीभगवानुवाच ॥ द्रव्याण्येतानियेमूढाअर्पयिष्यंतिसुंदरि ॥ यास्यंतिकालसूत्रंतेदिव्यंवर्षशतंत्वयि ॥ ४२ ॥ इत्येवमुक्त्वाभगवान्विररामच नारद ॥ बभूवतेनगर्भेणतेजस्वीमंगलग्रहः ॥ ४३ ॥ पूजांचक्रुःपृथिव्याश्चतेसर्वेचाऽऽज्ञयाहरेः ॥ कण्वशाखोक्तध्यानेनतुष्टुवुश्चस्तवेनते ॥ ४४ ॥ ददुर्मूलेनमंत्रेणनैवेद्यादिकमेवच ॥ संस्तुतात्रिपुलोकेषुपूजितासाबभूवह ॥ ४५ ॥ नारदउवाच ॥ किंध्यानंस्तवनंतस्यामूलमंत्रंचकिंवद ॥ गूढंसर्वपुराणेषुश्रोतुंकौतूहलमम ॥ ४६ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ आदौचपृथिवीदेवीवराहेणचपूजिता ॥ ततोहिब्रह्मणापश्चात्पूजितापृथिवीतदा ॥ ४७ ॥ ततःसर्वैर्मुनीन्द्रैश्चमनुभिर्मानवादिभिः ॥ ध्यानंचस्तवनंमंत्रंशृणुवक्ष्यामिनारद ॥ ४८ ॥ ॐह्रीं श्रींक्लींवसुधायैस्वाहेत्यनेनमंत्रेणविष्णुनापूजितापुरा ॥ श्वेतपंकजवर्णाभांशरच्चंद्रनिभाननाम् ॥ ४९ ॥ चंदनोत्क्षिप्तसर्वांगींरत्नभूषणभूषिताम् ॥ रत्नाधारांरत्नगर्भांरत्नाकरसमन्विताम् ॥ ५० ॥ वह्निशुद्धांशुकाधानांसस्मितांवंदितांभजे ॥ ध्यानेनाऽनेनसादेवीसर्वैश्चपूजिताऽभवत्॥५१॥ स्तवनंशृणुविप्रेन्द्रकण्वशाखोक्तमेवच ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ जयजयेजलाधारेजलशीलेजलप्रदे ॥ ५२ ॥

आरम्भ की है अब देवीका ध्यान स्तव और मंत्र कहता हूं सुनो ॥४८॥ पूर्वकालमें भगवान् विष्णुने "ओं ह्रीं श्रीं क्लीं वसुधायै स्वाहा" इस मूलमंत्रसे पृथ्वीकी पूजा की थी उसके उपरान्त फिर "हे देवि धरे" तुम्हारा वर्ण श्वेतसरोज ( कमल ) के समान है तुम्हारा मुख मण्डल शरद्के चन्द्रमाके समान है॥ ४९ ॥तुम्हारा सर्वांग चन्दनादिलेपनसे लिप्त है तुम्हारा संपूर्ण शरीर रत्नमय विभूषणोंसे विभूषित है, तुम सब रत्नोंका आधार हो, तुम्हारेही गर्भमे समस्त रत्न निहित रहते हैं तुम्हीं रत्नाकरमें व्याप्त हो ॥ ५० ॥ तुम्ही अग्निपरीक्षित ( वस्त्र ) पहरे रहती हो. हे स्मिताननं तुम तीनों लोकोंसे पूजित हो, अतएव मैं तुम्हारी भजना करता हूं. इस ध्यानसे सभी भूमिकी पूजा करने लगे ॥५१॥ नारायणने कहा हे द्विजेन्द्र ! अब काण्व शाखामे पृथ्वीका जिसप्रकार स्तव निर्दिष्ट हुआ है सो

सुन्दरी धरा संभोगसुखसे एकबारही मूर्छित होगई. क्योंकि रसिकाके संग रसिकका समागम अत्यन्त सुखजनक है ॥ ३१ ॥ इधर विष्णु भी धराके अंगस्पर्शजनित सुखसे अत्यन्त अभिभूत हुए यही क्या ? दिनरात्रि उनके किस ओर होकर बीत गये थे कुछ न जानपडे पूर्ण एकवर्ष बीतनेपर समागम सुखके अन्त मे पूर्ववत् बोधका विकास हुआ, तब कामुक और कामुकी दोनो पृथक हुए॥ ३२॥ श्रीहरिने पुनर्वार लीलापूर्वकही पूर्ववत् वराहरूप धारण किया और उस सती धरणीकी पूजा की॥ ३३॥ औरधूप, दीप, नैवेद्य, सिन्दूर, चन्दन, वस्त्र, पुष्प और अन्यान्य अनेक प्रकारकी सामग्रीसे उसकी पूजा करके कहा॥ ३४॥ श्रीभगवान् बोले हे शुभे ! तुम सम्पूर्ण पदार्थोंका आधार होओ मुनिगण, मनुगण, देवगण, सिद्धगण और दानवादि सम्पूर्ण स्वच्छन्दतासे तुम्हारी अर्चना करै॥ ३५॥ मै कहता हूं,

सुखसंभोगसंस्पर्शान्मूर्च्छांसंप्रापसुंदरी ॥ विदग्धायाविदग्धेनसंगमोऽतिसुखप्रदः ॥३१॥ विष्णुस्तदंगसंश्लेषाद्बुबुधेनदिवानिशम्॥वर्षांतेचेतनांप्राप्यकामीतत्याजकामुकीम् ॥ ३२ ॥ पूर्वरूपंवराहंचदधारसचलीलया ॥ पूजांचकारतांदेवींध्यात्वाचधरणींसतीम् ॥ ३३ ॥ धूपैर्दीपैश्चनैवेद्यैःसिंदूरैरनुलेपनैः ॥ वस्त्रैःपुष्पैश्चबलिभिःसंपूज्योवाचतांहरिः ॥ ३४ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ सर्वाधाराभवशुभेसर्वैःसंपूजितासुखम् ॥ मुनिभिर्मनुभिर्देवैःसिद्धैश्चदानवादिभिः॥३५॥ अंबुवाचीत्यागदिनेगृहारंभेप्रवेशने॥वापीतडागारंभेचगृहेचकृषिकर्मणि॥३६॥तवपूजांकरिष्यंतिमद्वरेणसुरादयः ॥ मूढायेनकरिष्यंतियास्यंतिनरकंचते ॥३७॥ वसुधोवाच ॥वहामिसर्वंवाराहरूपेणाऽहंतवाऽऽज्ञया ॥ लीलामात्रेणभगवन्विश्वंचसचराचरम् ॥३८॥मुक्तांशुक्तिंहरेरर्चांशिवलिंगंशिवांतथा॥शंखंप्रदीपंयंत्रंचमाणिक्यंहीरकंतथा ॥ ३९॥ यज्ञसूत्रंचपुष्पंचपुस्तकंतुलसीदलम्॥जपमालांपुष्पमालांकर्पूरंचसुवर्णकम्॥४०॥गोरोचनंचंदनंचशालग्रामजलंतथा ॥ एतान्वोढुमशक्ताऽहंक्लिष्टाचभगवञ्छृणु ॥४१॥

अम्बुवाची[1] त्यागके दिन और इसके अतिरिक्त गृहारंभ, गृहप्रवेश वापी वा तालाब इत्यादि खोदने एवं कृषिकार्यके प्रारभं दिनमें॥ ३६॥ सबही तुम्हारी पूजा करेंगे जो मूढ तुम्हारी पूजासे विमुख होंगे वह निःसन्देह नरकवास करेंगे ॥ ३७॥ वसुन्धराने कहा हे प्रभो ! मै आपकी आज्ञानुसार वाराही मूर्त्ति धारण करके लीलापूर्वकही स्थावर जङ्गमात्मक सम्पूर्ण विश्वको पीठपर वहन करूंगी ॥ ३८॥ किन्तु मोती, सीपी, शालग्राम, शिवलिंग, देवी, प्रतिमा, शंख, प्रदीप, यन्त्र, माणिक्य, हीरक॥ ३९॥ यज्ञोपवीत, पुष्प, पुस्तक, तुलसी पत्र, जपमाला, पुष्प सुवर्ण, कपूर, ॥ ४० ॥ गोरोचन, चन्दन और शालग्राम शिलाका जल यह सब किसीप्रकार वहन नहीं करसकूंगी इन सबको वहन करनेसे मेरे कष्टकी सीमा नही रहेगी अर्थात् यह वस्तु किसी आधारपर धरो ॥ ४१ ॥

१ आर्द्रानक्षत्रके प्रथम पादमें पृथ्वी रजस्वला होती है उस दिनको त्यागना चाहिये यही अम्बुवाची है । तीनदिनतक रजस्वला जाननी ।

सुतरां विश्वमात्रही कृत्रिम और नश्वर है॥२०॥जब प्राकृतप्रलय उपस्थित होकर ब्रह्माका पतन होता है और जब आदि सृष्टिका प्रारंभ होता है तब परमात्मा रूपी श्रीकृष्णसेही महाविराट्की उत्पत्ति होती है ॥२१॥ सृष्टि, स्थिति, प्रलय, काल और ब्रह्मादि समस्तही प्रवाहरूपसे नित्य है वराहकल्पमे सुरगण॥२२॥ मुनिगण,मनुगण,विप्रगण और गन्धर्वादिद्वारा जो वसुंधरा पूजित होती है,यह भी प्रवाहरूपसे नित्य है.श्रुतिमें धराका पुत्र और कहा है कि, धरा वराह रूपधारी विष्णुकी पत्नी है॥२३॥मंगल उस मंगलके पुत्र घटेश हैं. देवर्षि नारदने कहा हे भगवन् ! वराहकल्पमे वाराही नामक प्रसिद्ध, भूमि देवताओने किस रूपसे पूजी ॥२४॥सचेतन और अचेतन सम्पूर्ण पदार्थोंकी आश्रयस्थानीय सुरपूजिता यह पृथ्वी पचीकरण प्रथानुसार किसप्रकार मूलप्रकृतिसे उत्पन्न हुई॥२५॥भूलोकमे

प्रलयेप्राकृतेचैवब्रह्मणश्चनिपातने ॥ महाविराडादिसृष्टौसृष्टः कृष्णेनचाऽऽत्मना ॥ २१ ॥ नित्यौचस्थितिप्रलयौकाष्ठाकालेश्वरैःसह ॥ नित्याधिष्ठातृदेवीसावाराहेपूजितासुरैः ॥ २२ ॥ मुनिभिर्मनुभिर्विप्रैर्गंधर्वादिभिरेवच ॥ विष्णोर्वराहरूपस्यपत्नीसाश्रुतिसंमता ॥ २३ ॥ तत्पुत्रोमंगलोज्ञेयोघटेशोमंगलात्मजः ॥ नारदउवाच ॥ पूजिताकेनरूपेणवाराहेचसुरैर्मही ॥ २४ ॥ वाराहेचैववाराहीसर्वैःसर्वाश्रयासती ॥ मूलप्रकृतिसंभूतापंचीकरणमार्गतः ॥ २५ ॥ तस्याःपूजाविधानंचाऽप्यधश्चोर्ध्वमनेकशः ॥ मंगलंमंगलस्याऽपिजन्मव्यासंवदप्रभो ॥ २६ ॥ नारायणउवाच ॥ वाराहेचवराहश्चब्रह्मणासंस्तुतःपुरा ॥ उद्दधारमहींहत्वाहिरण्याक्षंरसातलात् ॥ २७ ॥ जलेतांस्थापयामासपद्मपत्रंयथा ह्रदे ॥ तत्रैवनिर्ममेब्रह्माविश्वंसर्वमनोहरम् ॥ २८ ॥दृष्ट्वातदधिदेवींचसकामांकामुकोहरिः ॥ वाराहरूपीभगवान्कोटिसूर्यसमप्रभः ॥ २९ ॥ कृत्वारतिकलांसर्वांमूर्तिंचसुमनोहराम् ॥ क्रीडांचकाररहसिदिव्यवर्षमहर्निशम् ॥ ३० ॥

और स्वर्लोकमें उसकी पूजापद्धति किसप्रकार है और मंगलकी भी मंगलजनक अर्थात् अत्यन्त पावना उस पृथ्वीका विस्तार किसप्रकार है और जन्मवृत्तान्त किस प्रकार है ? यह विस्तारसहित वर्णन कीजिये ॥२६॥ नारायणने कहा वराहदेव पूर्वकालके समव वाराह कल्पमें ब्रह्माजीके स्तुति करनेसे हिरण्याक्ष दैत्य को भारकर पृथ्वीको रसातलसे निकाल लाये ॥२७॥ फिर हृदयमें जिसप्रकार पद्मपत्र भासमान होता है, इसीप्रकार पृथ्वीको जलके उपर स्थापन किया इस और ब्रह्माजीने उसी अवसरमें उस धरापृष्ठमें अत्यन्त मनोहर विश्व संसार रचा॥२८॥इसी समय करोडसूर्यके समान प्रभायुक्त वराहरूपी भगवान् हरि पृथ्वीकी अधिदेवीको रूपवती और अनुरागवती देखकर॥२९॥स्वयं मनोहरमूर्ति रमणोपयोगी वेष किया अनन्तर देवमानके एक वर्ष पर्यन्त दिनरात दोनोने रतिक्रिया की ॥ ३०॥

जलकीर्ण न हो, उस स्थानमे हमारा वध करो" यह बात क्यो कहते? और केवल मेदसे पृथ्वीकी उत्पत्ति भी असंभव है क्योंकि शतसूर्य भी मेदको शुष्क करके पृथ्वीको उत्पन्न नहीं करसक्के तो मेदिनीका फलितार्थ यही है कि, विष्णुके अपने ऊरुदेशके ऊपर स्थापन करके दोनों दैत्योंका विनाश करनेसे उनका जो मेद जलमे गिरा ॥ ९ ॥ और वराहदेवसे धराका उद्धार होनेपर उस धराके संग मेदका संश्लेष संबंध उपस्थित होनेके कारण पृथ्वीका नाम मेदिनी हुआ है॥ १०॥ अब मैने पूर्वकालके समय पुष्कर तीर्थमें धर्म देवके मुखसे श्रुतिसम्मत,संगत और मंगलदायक जो मत सुना है वह कहता हूं सुनो॥ ११॥जलमे प्रविष्ट महाविराट्का मन सर्वाङ्गव्यापी होनेसे प्रतिलोममेही प्रविष्ट हुआ इसके पीछे पञ्चीकरण समयमें जो महापृथ्वीकी उत्पत्ति हुई, उस महापृथ्वीको खंड खंड करके प्रत्येक लोममे स्थापन किया इसके अनन्तर खंड खंडमें अवस्थित वह पृथ्वी सृष्टिकालमें एकबार आविर्भूत और प्रलय कालमे तिरोहित हुई॥ १२॥ अतएव महाविराट्के प्रति लोम

मेदिनीतिचविख्यातेत्युक्तमेतन्मतंशृणु ॥ जलधौताकृतापूर्ववर्धितामेदसायतः ॥ १० ॥ कथायामितेतज्जन्मसार्थकंसर्वमंगलम् ॥ पुराश्रुतंयच्छ्रुत्युक्तंधर्मवक्त्राच्चपुष्करे ॥ ११ ॥ महाविराट्शरीरस्यजलस्थस्यचिरंस्फुटम् ॥ मनोबभूवकालेनसर्वांगव्यापकंध्रुवम् ॥ १२ ॥ तच्चप्रविष्टंसर्वेषांतल्लोम्नांविवरेषुच ॥ कालेनमहतापश्चाद्बभूववसुधामुने ॥ १३ ॥ प्रत्येकंप्रतिलोम्नांचकूपेषुसंस्थितासदा ॥ आविर्भूतातिरोभूतासजलाच पुनःपुनः ॥१४॥आविर्भूतासृष्टिकालेतज्जलोपर्युपस्थिता ॥ प्रलयेचतिरोभूताजलस्याऽभ्यंतरेस्थिता ॥ १५ ॥ प्रतिविश्वेषुवसुधाशैलकाननसंयुता ॥ सप्तसागरसंयुक्तासप्तद्वीपसमन्विता ॥ १६ ॥ हेमाद्रिमेरुसंयुक्ताग्रहचंद्रार्कसंयुता ॥ ब्रह्मविष्णुशिवाद्यैश्चसुरैर्लोकैस्तदाज्ञया ॥ १७ ॥ पुण्यतीर्थसमायुक्तापुण्यभारतसंयुता ॥ कांचनीभूमिसंयुक्तासप्तस्वर्गसमन्विता ॥ १८ ॥ पातालसप्ततदधस्तदूर्ध्वंब्रह्मलोककः ॥ ध्रुवलोकश्चतत्रैवसर्वविश्वंचतत्रवै ॥१९॥ एवंसर्वाणिविश्वानिपृथिव्यांनिर्मितानिच ॥ नश्वराणिचविश्वानिसर्वाणिकृत्रिमाणिवै ॥ २० ॥

कूपमे जो मन प्रविष्ट होता है, उस मनसेही बहुत कालके पीछे वसुधाकी उत्पत्ति होती है ॥ १३ ॥ विराट्रूपी पुरुषके प्रतिलोमकूपमेंही एक एक पृथ्वी विराजमान रहती है केवल वारंवार आविर्भूत और तिरोभूत होना मात्र है॥ १४॥ जब आविर्भूत होती है, तब जलके ऊपर भासमान होती और जब तिरोभूत होती है, तब जलमें मग्न होती है ॥ १५ ॥ यह पृथ्वी प्रतिविश्वमेंही शैल, कानन, सप्तसागर, सप्तद्वीप ॥ १६ ॥ सुमेरुपर्वत, चन्द्र सूर्यादि ग्रह, ब्रह्मा विष्णु शिवादि सुरलोक ॥ १७ ॥ संपूर्ण पुण्यतीर्थ, पवित्र भारतवर्ष, काञ्चनीभूमि, सप्तस्वर्ग ॥ १८ ॥ अधोभागमें सप्त पाताल, ऊर्ध्वमें ब्रह्मलोक और ध्रुवलोक संयुक्त होकर स्थिति करते हैं इसप्रकार संपूर्ण पदार्थ संयुक्त एक एक भूमण्डल एक एक विश्व है ॥ १९ ॥ प्रतिभूमण्डलमेही पूर्वोक्त नियमसे विश्व विरचित होता है

देवर्षि नारद नारायणसे बोले हे प्रभो ! आपने कहा कि. प्रकृतिदेवीके निमेषमें प्रलय उपस्थित होती है और उस पतनमेंही ब्रह्माण्डका पतन होता है और यह प्रलय ही प्राकृतप्रलय है ॥ १॥ इस प्रलयमें वसुंधरा देवी तिरोहित होती है सम्पूर्ण विश्वभी जलमें डूब जाता है और संपूर्ण जगत् प्रपंच प्रकृतिके शरीरमे लीन होता है॥ २॥ किन्तु मैं जिज्ञासा करता हूं. वसुंधरा देवी तिरोहित होकर किस स्थानमें अवस्थान करती है और फिर सृष्टिके आरंभमें वह किसप्रकार किस स्थानसे फिर आविर्भूत होती है?॥ ३॥ उनके इसप्रकार धन्य, मान्य, सबके आश्रय और विजयप्रद होनेका कारण क्या है ? आप अनुग्रहपूर्वक उनका मंगलनिदान जन्मवृत्तान्त वर्णन कीजिये ॥ ४ ॥ नारायणने कहा हे वत्सनारद ! सबही कहते हैं कि, देवी वसुंधरा सृष्टिके प्रारंभमे जन्म ग्रहण करती है किन्तु वास्तविक मायामयी प्रकृति देवीकी महिमासे उनकीही शक्तिरूपिणी धरणीका कभी आविर्भाव और कभी तिरोभाव होता है, अतएव उनकी इच्छानुसारही प्रतिप्रलयमें पृथ्वी एकबार तिरोहित और

नारदउवाच ॥ देव्यानिमेषमात्रेणब्रह्मणःपातएवच ॥ तस्यपातःप्राकृतिकःप्रलयःपरिकीर्तितः ॥ १ ॥ प्रलयेप्राकृतेचोक्तातत्राऽदृष्टावसुंधरा ॥ जलप्लुतानिविश्वानिसर्वेलीनाःपरात्मनि ॥ २ ॥ वसुंधरातिरोभूताकुत्रावासाचतिष्ठति॥सृष्टेर्विधानसमयेसाऽऽविर्भूताकथंपुनः ॥ ३ ॥ कथं बभूवसाधन्यामान्यासर्वाश्रयाजया ॥ तस्याश्चजन्मकथनंवदमंगलकारणम् ॥ ४ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ सर्वादिसृष्टौसर्वेषांजन्मदेव्याइति श्रुतिः॥आविर्भावस्तिरोभावःसर्वेषुप्रलयेषुच ॥५॥ श्रूयतांवसुधाजन्मसर्वमंगलकारणम् ॥ विघ्ननिघ्नकरंपापनाशनंपुण्यवर्धनम् ॥ ६ ॥ अहोकेचिद्वदंतीतिमधुकैटभमेदसा ॥ बभूववसुधाधन्यातद्विरुद्धमतःशृणु ॥ ७ ॥ ऊचतुस्तौपुराविष्णुंतुष्टौयुद्धेनतेजसा ॥ आवांवधोनयत्रोर्वीपाथसासंवृतेतिच ॥ ८ ॥ तयोर्जीवनकालेनप्रत्यक्षासाऽभवत्स्फुटम् ॥ ततोबभूवमेदश्चमरणानंतरंतयोः ॥ ९ ॥

फिर आविर्भूत होती है ॥५॥ जो हो, अब मंगलप्रद विघ्नविनाशन, पापमोचन और पुण्यवर्द्धक पृथ्वीके जन्मका वृत्तान्त वर्णन करता हूं सुनो ॥६॥ कोई कोई कहते है कि, मधु और कैटभ दैत्यके मेदसे मेदिनीकी उत्पत्ति हुई है, किन्तु वास्तवमे यह बात नहीं है, सम्प्रति मधुकैटभके मेदसे जो मेदिनीकी उत्पत्ति हुई है, वह विरुद्ध मत वर्णन करता हूं सुनो॥ ७॥ अतिपूर्वकालमें विष्णुके संग मधु और कैटभनामक दो दैत्योंका घोर युद्ध उपस्थित हुआ उस युद्धमें दोनों दैत्य विष्णुसे संतुष्ट होकर बोले "हे विष्णु ! हम दोनों युद्धमें संतुष्ट हुए है, अतएव हमसे वर मांगो" विष्णुने कहा "यदि संतुष्ट हुए हो तो मै यही वर मॉगता हूं कि. तुम दोनों मुझसे मारे जाओ" तब दैत्योंने कहा "पृथ्वीका जो स्थान जलमें प्लावित न हो अर्थात् जहां जल न हो उस स्थानमें हमारा वध करो" ॥८॥ इससे स्पष्ट बोध होता है कि, इन दोनों दैत्योंके जीवित कालमे पृथ्वी विद्यमान थी. किन्तु केवल जलमें निमग्न होकर अदृश्यभावसे अवस्थित थी, नहीं तो "पृथ्वीका जो स्थान

मैं सदा तुम्हारे वशीभूत और एकान्त अधीन होकर रहूंगा. हे मुनिवर ! जगन्नाथ श्रीकृष्णने इसप्रकार कहकर उसको सपत्नीहीन पत्नी बनाकर प्राणप्रिया किया॥ ९९॥ पूर्वमें पंचप्रकृतिके अतिरिक्त संपूर्ण देवियोंकी कथा लिखीगई है. उन्होंनेभी एक मूलप्रकृतिकी सेवासे सबकी अपेक्षा श्रेष्ठता लाभ की है॥ १००॥ हे मुने ! अधिक क्या कहूं जिसकी जैसी तपस्या है, वह वैसाही फल लाभ करता है. हे मुनिवर ! भगवती दुर्गा दिव्य सहस्रवर्षपर्यन्त हिमालय पर्वतमें तपस्या ॥ १०१ ॥ और मूलप्रकृतिके चरणकमलोंका ध्यान करके सबकी पूजनीय हुई हैं. देवीसरस्वती गंधमादनपर्वतमें ॥ १०२॥ दिव्यलक्ष वर्षतक तपस्या करके सबकी वंदनीय हुई है. देवी लक्ष्मी दिव्य सौ युग पर्यन्त पुष्करमें तपस्या करके ॥ १०३ ॥ मूलप्रकृतिके प्रसाद—बलसे सबको सम्पद्दात्री हुई है. देवी सावित्री मलयपर्वतमे ॥ १०४ ॥ दिव्य साठसहस्र वर्ष पर्यन्त शक्तिकी आराधनासे सबकी पूजनीय और सबकी वन्दनीय हुई हैं हे विभो ! सौ मन्वन्तरतक शिवने

सपत्नीरहितांतांचचकारप्राणवल्लभाम्॥अन्यायायाश्चतादेव्यःपूजिताःशक्तिसेवया॥१००॥तपस्तुयादृशंयासांतादृक्तादृक्फलंमुने॥दिव्यंवर्षसह स्रंचतपस्तत्वाहिमाचले॥१०१॥दुर्गाचतत्पदंध्यात्वासर्वपूज्याबभूवह॥सरस्वतीतपस्तत्वापर्वतेगंधमादने॥२॥लक्षवर्षंचदिव्यंचसर्ववंद्याबभूव सा॥लक्ष्मीर्युगशतंदिव्यंतपस्तत्वाचपुष्करे॥३॥सर्वसंपत्प्रदात्रीचजातादेवीनिषेवणात्॥सावित्रीमलयेतत्वापूज्यावंद्याबभूवसा॥४॥षष्टिवर्षस हस्रंचदिव्यंध्यात्वाचतत्पदम्॥शतमन्वंतरंतप्तंशंकरेणपुराविभो॥५॥शतमन्वंतरंचेदंब्रह्माशक्तिजजापह॥शतमन्वंतरंविष्णुस्तत्वापाताबभूवह॥ ॥१०६॥दशमन्वंतरंतत्वाश्रीकृष्णःपरमंतपः॥गोलोकंप्राप्तवान्दिव्यंमोदतेऽद्याऽपियत्रहि॥१०७॥दशमन्वंतरंधर्मस्तत्वावै भक्तिसंयुतः॥सर्वप्रा णःसर्वपूज्यःसर्वाधारोबभूवसः॥८॥एवं देव्याश्चतपसासर्वेदेवाश्चपूजिताः॥मुनयोमनवोभूपाब्राह्मणाश्चैवपूजिताः॥९॥एवंतेकथितंसर्वंपुराणंसय थागमम्॥गुरुवक्त्राद्यथाज्ञातंकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि॥११०॥इतिश्रीदेवीभा०महा०नवमस्कंधेशक्तिप्रादुर्भावेनारदनारायणसंवादेऽष्टमोध्यायः८

तप किया है ॥ १०५ ॥ ब्रह्मा और विष्णु इन्होंने शत मन्वन्तरतक शक्तिकी आराधना करके जगत्का पालकत्व पद लाभ किया है ॥१०६॥ श्रीकृष्णने दश मन्वन्तरपर्यन्त घोर तपस्या करके गोलोकमें स्थान पाया है और अबतक वहां परमानन्दसे वास करते है ॥ १०७ ॥ धर्मदेव दश मन्वन्तरतक भक्तिभावसे शक्तिकी आराधना करके सबके जीवन स्वरूप, सबके आराध्य और सबके आधारस्वरूप हुए है ॥ १०८ ॥ हे मुनिवर ! इसप्रकार क्या देवीगण, क्या देवगण, क्या मुनिगण, क्या मनुगण, क्या भूपालगण क्या ब्राह्मणगण सबही शक्तिकी आराधना करके जगत्में पूजनीय हुए हैं ॥ १०९ ॥ हे देवर्षे ! मैंने पूर्वकालमे गुरुके मुखसे वेदविधानानुसार जिस प्रकार सुना है, वह सब पूर्वतन वृत्तान्तवर्णन किया. अब और क्या सुननेकी वासना है सो कहो ॥ ११० ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायामष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

सच्चिदानंदरूपिणी मूलप्रकृति हुई है ॥ ८८ ॥ वेदमाता देवी सावित्री भी उनके प्रति भक्ति और उनकीही सेवाके बलसे चार वेदकी अधिष्ठात्री देवी और ब्राह्मणोकी पूज्य हुई है ॥ ८९ ॥ उनको समस्तविद्याओंकी अधिदेवी, समस्त विद्वन्मण्डलीकी आराध्य और सब विश्वमें पूजित होना केवल प्रकृति देवीकी आराधना और प्रकृति देवीकी उपासनाका फलमात्र है ॥९०॥ उनकीही आराधनाके बलसे सबकी सम्पदात्री और समस्त ग्रामकी अधिदेवी लक्ष्मी सबकी ईश्वरी सबसे स्तुतिको प्राप्त सर्वज्ञ सर्वदुःखनिवारिणी सबकी वन्दनीय और सबको पुत्रदायिनी हुई है ॥ ९१ ॥ दुर्गा श्रीकृष्णके वामाङ्गसम्भूत उनके प्राणोकी अधिष्ठात्री देवी ॥ ९२ ॥ राधाभी प्रकृतिकी उपासनाके बलसेही सबकी उपासना करनेयोग्य और सर्वज्ञानसम्पन्न हुई हैं मान गौरव और सौभाग्यमें सबसे अधिक है ॥९३॥ राधिकाका कृष्णकी प्राणेश्वरी होना, कृष्णके निकट आदर और सन्मान लाभ करना, श्रीकृष्णके वक्षस्थलमें स्थान प्राप्तहोना और लोकातीत सौन्दर्यशालिनी होकर कृष्णको पतिपाना इन सब बातोंका मूलकारण शक्तिसेवा अर्थात् मूलप्रकृतिकी आराधना है, क्योंकि राधिकाने श्रीकृष्णको पति लाभ करनेकेलिये भारतमें शतशृंग पर्वतपर मूलप्रकृतिकी प्रसन्नताके उद्देशसे ॥ ९४ ॥ देव मानके हजार वर्षपर्यन्त घोरतर तपस्या की है, फिर शक्तिरूपा मूलप्रकृतिके प्रसन्न होनेपर श्रीकृष्णने राधिकाको शशिकलाके समान देखकर ॥ ९५ ॥ स्वयं वक्षःस्थलमें धारणकर करुणायुक्त होकर उनको अनन्य दुर्लभ वर देकर कहा॥९६॥ हे प्रिये ! तुम मेरे प्रति भक्तिमती होकर सदा मेरे वक्षःस्थलमे वास करो. मेरी सब पत्नियोंके मध्य तुम सौभाग्यमें, मानमें प्रणयमें और गौरवमें सबसे श्रेष्ठ होओ ॥ ९७ ॥ तुम आजसे मेरी ज्येष्ठ और श्रेष्ठतमा पत्नी हुई मैं तुमको सर्वप्रधाना जानकर आदर करूंगा ॥ ९८ ॥ हे प्राणवल्लभे !

सावित्रीदेवमाताचवेदाधिष्ठातृदेवता ॥ पूज्याद्विजानांवेदज्ञायज्ज्ञानाद्यस्यसेवया ॥ ८९ ॥ सर्वविद्याधिदेवीसापूज्याचविदुषांपरा ॥ यत्सेवायायत्तपसासर्वविश्वेषुपूजिता ॥९० ॥ सर्वग्रामाधिदेवीसासर्वसंपत्प्रदायिनी ॥ सर्वेश्वरीसर्ववंद्यासर्वेषांपुत्रदायिनी ॥ ९१ ॥ सर्वस्तुताचसर्वज्ञासर्वदुर्गार्तिनाशिनी॥कृष्णवामांससंभूताकृष्णप्राणाधिदेवता ॥ ९२ ॥ कृष्णप्राणाधिकाप्रेम्णाराधिकाशक्तिसेवया ॥ सर्वाधिकंचरूपंचसौभाग्यंमानगौरवे ॥ ९३ ॥ कृष्णवक्षःस्थलस्थानंपत्नीत्वेप्रापसेवया ॥ तपश्चकारसापूर्वंशतशृंगेचपर्वते ॥ ९४ ॥ दिव्यवर्षसहस्रंचपतिप्राप्त्यर्थमेवच॥जातेशक्तिप्रसादेतुदृष्ट्वाचंद्रकलोपमाम् ॥ ९५ ॥ कृष्णोवक्षःस्थलेकृत्वारुरोदकृपयाविभुः ॥ वरंतस्यैददौसारंसर्वेषामपिदुर्लभम्॥९६॥ ममवक्षःस्थलेतिष्ठममभक्ताचशाश्वती ॥ सौभाग्येनचमानेनप्रेम्णाथोगौरवेणच ॥ ९७ ॥ त्वंमेश्रेष्ठाचज्येष्ठाचप्रेयसीसर्वयोषिताम् ॥ वरिष्ठाचगरिष्ठाचसंस्तुतापूजितामया ॥ ९८ ॥ सततंतवसाध्योऽहंवश्यश्चप्राणवल्लभे ॥ इत्युक्त्वाचजगन्नाथश्चकारललनांततः ॥ ९९ ॥

यदि ब्रह्माण्डही असंख्य हों तो कितने ब्रह्माण्डमें कितने विष्णु और कितने महेश्वर है इनका भी निर्णय करनेमें कौन समर्थ होगा?किन्तु एकमात्र परब्रह्म परमेश्वर इन असंख्य ब्रह्माण्डोंके अधीश्वर है॥ ७८ ॥ वह सच्चिदानन्दरूपी परमेश्वरही सबके परमात्मा हैं क्या ब्रह्मा क्या विष्णु क्या महादेव क्या महाविराट् ॥ ७९ ॥ क्या क्षुद्रविराट् सभी उनके अंश है वही मूल प्रकृति है इनसेही अर्धनारीश्वर श्रीकृष्ण उत्पन्न हुए हैं॥ ८० ॥ जो द्विधाभूत होकर द्विभुजरूपसे गोलोकमें और चतुर्भुजरूपसे वैकुण्ठमे वास करते है॥ ८१ ॥ ब्रह्मासे तृणपर्यन्त अति सामान्य पदार्थ भी प्रकृतिसे उत्पन्न हैं अतएव प्रकृतिप्रभव सम्पूर्ण पदार्थही नाशवान् हैं ॥ ८२ ॥ इस प्रकार उस सृष्टिके निदानभूत स्वेच्छामय सत्यसनातन त्रिगुणातीत परब्रह्मही प्रकृतिके अतीत पदार्थ हैं॥ ८३ ॥ उनकी उपाधि नहीं और आकृतिभी नहीं है. तब

ब्रह्मादीनांचब्रह्माण्डेसंख्यांजानातिकःपुमान् ॥ ब्रह्मांडानांचसर्वेषामीश्वरश्चैकएवसः ॥ ७८ ॥ सर्वेषांपरमात्माचसच्चिदानंदरूपधृक् ॥ ब्रह्माद यश्चतस्यांशास्तस्यांशश्चमहाविराट् ॥७९॥ तस्यांशश्चविराट्क्षुद्रःसैवेयंप्रकृतिःपरा॥ तस्याःसकाशात्संजातोऽप्यर्धनारीश्वरस्ततः ॥ ८० ॥ सैवकृष्णोद्विधाभूतोद्विभुजश्चचतुर्भुजः ॥ चतुर्भुजश्चवैकुंठेगोलोकेद्विभुजःस्वयम् ॥ ८१ ॥ ब्रह्मादितृणपर्यंतंसर्वंप्राकृतिकंभवेत् ॥ यद्यत्प्रा कृतिकंसृष्टंसर्वंनश्वरमेवच ॥८२॥ एवंविधंसृष्टिहेतुंसत्यंनित्यंसनातनम् ॥ स्वेच्छामयंपरंब्रह्मनिर्गुणंप्रकृतेःपरम् ॥ ८३ ॥ निरुपाधिनिराकारं भक्तानुग्रहकातरम् ॥ करोतिब्रह्माब्रह्मांडंयज्ज्ञानात्कमलोद्भवः ॥ ८४ ॥ शिवोमृत्युंजयश्चैवसंहर्तासर्वसत्त्ववित् ॥ यज्ज्ञानाद्यस्यतपसासर्वेश स्तुतपोमहान् ॥ ८५ ॥ महाविभूतियुक्तश्चसर्वज्ञःसर्वदर्शनः ॥ सर्वव्यापीसर्वपाताप्रदातासर्वसंपदाम् ॥ ८६ ॥ विष्णुःसर्वेश्वरःश्रीमान्यद्भ क्त्यातस्यसेवया ॥ महामायाचप्रकृतिःसर्वशक्तिमयीश्वरी ॥ ८७ ॥ सैवप्रोक्ताभगवतीसच्चिदानंदरूपिणी ॥ यज्ज्ञानाद्यस्यतपसायद्भक्त्याय स्यसेवया ॥ ८८ ॥

जो वह यह सब स्वीकार करते हैं सो केवल भक्तोंपर अनुग्रह प्रकाश मात्र है कमलयोनि ब्रह्मा केवल उनकेही ज्ञानबलसे ब्रह्माण्डकी रचना करनेमे समर्थ होते हैं॥ ८४ ॥ योगीश्वर शिवने जो मृत्युञ्जय नाम धारण किया है,सबके संहारकर्त्ता और सर्वतत्त्वविज्ञाता हुए हैं, वह केवल उनकी ही कृपाका बल है ॥ ८५ ॥ तपश्चरणसे उन परब्रह्मकी उपलब्धि करनेके कारण वह सर्वेश, सर्वज्ञ, महाविभूतियुक्त, सर्वदर्शी, सर्वव्यापी, सबके रक्षक हैं और सर्वसम्पद्दाता हुए हैं॥ ८६ ॥ उन परब्रह्मके प्रति भक्ति और उनकी आराधना ही श्रीमान् विष्णु वो सर्वेश्वरत्वलाभका मूलकारण है । महामाया प्रकृतिदेवीभी उनके ही बलसे सर्वेश्वरी और सर्वशक्तिमयी हुई हैं ॥ ८७ ॥ भगवती दुर्गाने उनके ही प्रति भक्ति, उनकी आराधना और उनकीही सेवा करके अनुग्रहलाभ किया है और उस अनुग्रहके बलसेही

आकर फिर बीत जाते हैं वार और मासादि समात्मक वर्ष भी उसी प्रकार क्रमसे एकवार आकर और फिर बीत जाते हैं ॥ ६८ ॥ मनुष्योंका वर्ष पूर्ण होने परही देव मानका एक दिन होता है गणनावित् पण्डित कहते है कि, इसप्रकार मनुष्योंके वर्ष परिमाण तीन सौ साठ मानवीय युग बीतनेपर ॥ ६९ ॥ देवमानका एक युग होता है इसी प्रकार ( इकहत्तर ) देवयुग बीतनेपर एक मन्वन्तर होता है ॥ ७० ॥ हे वत्स ! इस प्रकार चौदह मन्वन्तर शचीपति इन्द्रकी आयुका परिमाण अर्थात् चौदह मन्वन्तरके बीतनेपरही एक एक इन्द्रका पतन होता है इस प्रकार अट्ठाईस ( २८ ) इन्द्रका पतन होनेपर हिरण्यगर्भ ब्रह्माका एक दिन होता है ॥ ७१ ॥ इस प्रकार परिमाणसे एक सौ आठ ( १०८ ) वर्ष पूर्ण होनेपरही ब्रह्माका पतन होता है यह ब्रह्माका पतनही प्राकृत प्रलय है अर्थात फिर उस समय यह पृथ्वी दिखाई नहीं देती ॥ ७२ ॥ संपूर्ण ब्रह्माण्ड जलमें डूब जाता है ब्रह्मा विष्णु और महेश्वरादि ज्ञानपूर्ण ऋषिगण उन सत्यमय चिन्मय

वर्षेपूर्णेनराणांचदेवानांचदिवानिशम् ॥ शतत्रयेषष्ट्यधिकेनराणांचयुगेगते ॥ ६९ ॥ देवानांचयुगंज्ञेयंकालसंख्याविदांमतम् ॥ मन्वंतरंतुदिव्यानांयुगानामेकसप्ततिः ॥ ७० ॥ मन्वंतरसमंज्ञेयमायुष्यंचशचीपतेः ॥ अष्टाविंशतिमेचेन्द्रेगतेब्रह्मदिवानिशम् ॥ ७१ ॥ अष्टोत्तरशतेवर्षे गतेपातश्चब्रह्मणः ॥ प्रलयःप्राकृतोज्ञेयस्तत्राऽदृष्टावसुंधरा ॥ ७२ ॥ जलप्लुतानिविश्वानिब्रह्मविष्णुशिवादयः ॥ ऋषयोज्ञानिनःसर्वेलीनाः सत्येचिदात्मनि ॥ ७३ ॥ तत्रैवप्रकृतिर्लीनातत्रप्राकृतिकोलयः ॥ लयेप्राकृतिकेजातेपातेचब्रह्मणोमुने ॥ ७४ ॥ निमेषमात्रंकालश्चश्रीदेव्याःप्रोच्यतेमुने ॥ एवंनश्यंतिसर्वाणिब्रह्माण्डान्यखिलानिच ॥ ७५ ॥ निमेषांतरकालेनपुनःसृष्टिक्रमेणच ॥ एवंकतिविधासृष्टिर्लयःकतिविधोऽपिवा ॥ ७६ ॥ कतिकल्पागतायाताःसंख्यांजानातिकःपुमान् ॥ सृष्टीनांचलयानांचब्रह्मांडानांचनारद॥ ७७ ॥

परब्रह्ममें एकवारही लीन होजाते हैं ॥ ७३ ॥ इसी समय प्रकृत देवीभी परब्रह्ममें विलीन होती है ब्रह्माका पतन और प्रकृतिका विलय इसकोही प्राकृत प्रलय कहते हैं ॥ ७४ ॥ हे मुनिवर ! यह प्रलयकाल माया युक्त परब्रह्मरूपिणी मूलप्रकृतिका एक निमेष है इस समय जिस स्थानमें जितने ब्रह्माण्ड विद्यमान रहते हैं सब नष्ट होते हैं ॥ ७५ ॥ और यह निमेष परिमित काल बीतने परही फिर क्रमानुसार सृष्टिकार्य वर्धित होता है इस प्रकार कितनीही वार सृष्टि और कितनी ही प्रलय होती है उसकी सीमा नहीं है ॥ ७६ ॥ अतएव कितने कल्प बीत गये हैं और कितने कल्प आवेंगे और कितने बार कितने ब्रह्माण्डकी सृष्टि और कितने वार कितने ब्रह्माण्डका लय होगया है, इसको कौन कह सकता है ? ॥ ७७ ॥

हे वत्स नारद ! इस प्रकार घोरतर कलिके बीतजानेपर और सत्ययुगके प्रवृत्त होनेपर फिर तपस्यादि सत्त्वगुणनिष्ठ सत्य धर्मका पूर्ण प्रचार होगा ॥ ५९ ॥ फिर ब्राह्मणगण तपस्याधर्मनिष्ठ और वेदपरायण होजायँगे फिर घर घर स्त्रियें पतिपरायण और धर्मनिष्ठ होजायँगी ॥ ६० ॥ फिर ब्राह्मणभक्त मनस्वी क्षत्रियगण सिंहासन अधिकार करेंगे पुनः उनका प्रताप, धर्मनिष्ठा और सत्कर्मानुराग बढेगा ॥ ६१ ॥ फिर वैश्योंकी वही वाणिज्यप्रवृत्ति वही ब्राह्मणभक्ति और वही धर्मानुरक्ति प्रत्यागमन करेगी शूद्रगण फिर पुण्यशील, धार्मिक और ब्राह्मणोंके सेवक होंगे ॥६२॥ पुनर्वार ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य सभी देवीध्यान देवी ज्ञान और देवीमन्त्रपरायण होंगे ॥ ६३ ॥ फिर उन्हीं वेद उन्हीं स्मृति और उन्हीं पुराणोका ज्ञान फैल जायगा सबही ऋतुकालमें भार्यागमन करेंगे अधर्मका

कलौगतेचदुर्धर्षेप्रवृत्तेचकृतेयुगे ॥ तपःसत्त्वसमायुक्तोधर्मःपूर्णोभविष्यति ॥ ५९ ॥ तपस्विनश्चधर्मिष्ठावेदज्ञाब्राह्मणाभुवि ॥ पतिव्रताश्चधर्मिष्ठायोषितश्चगृहेगृहे ॥ ६० ॥ राजानःक्षत्रियाःसर्वेविप्रभक्तामनस्विनः ॥ प्रतापवंतोधर्मिष्ठाःपुण्यकर्मरताःसदा ॥ ६१ ॥ वैश्यावाणिज्यनिरताविप्रभक्ताश्चधार्मिकाः ॥ शूद्राश्चपुण्यशीलाश्चधर्मिष्ठाविप्रसेविनः ॥ ६२ ॥ विप्रक्षत्रविशांवंशादेवीभक्तिपरायणाः ॥ देवीमंत्ररताः सर्वेदेवीध्यानपरायणाः ॥ ६३ ॥ श्रुतिस्मृतिपुराणज्ञापुंमांसऋतुगामिनः ॥ लेशोनास्तिह्यधर्मस्यपूर्णोधर्मःकृतेयुगे ॥ ६४ ॥ धर्मस्त्रिपाच्चत्रेतायांद्विपाच्चद्वापरेततः ॥ कलौवृत्तेचैकपाच्चसर्वलुप्तिस्ततःपरम् ॥ ६५ ॥ वाराःसप्ततथाविप्रतिथयःषोडशस्मृताः ॥ तथाद्वादशमासाश्चऋतवश्चषडेवच ॥ ६६ ॥ द्वौपक्षौऽचायनेद्वेचचतुर्भिःप्रहरैर्दिनम् ॥ चतुर्भिःप्रहरैरादिर्मासस्त्रिंशद्दिनैस्तथा ॥ ६७ ॥ वर्षपंचविधंज्ञेयंकालसंख्याविधिक्रमे ॥ यथाचाऽऽयांतियांत्येवयथायुगचतुष्टयम् ॥ ६८ ॥

लेशमात्रभी नहीं रहेगा पुनर्वार सत्ययुगमें धर्म पूर्ण कलामें प्रवृत्त होगा ॥ ६४ ॥ इसके पीछे जब त्रेता उपस्थित होगा तब धर्म त्रिपाद्, जब द्वापर द्विपाद् जब कलिकी प्रवृत्ति तब एक पाद् किन्तु कलिके पूर्णकलामें प्रवृत्त होनेसे फिर धर्मका नाममात्रभी नहीं रहेगा ॥ ६५ ॥ हे वत्स नारद ! अब समयका स्वरूप कहता हूं सुनो रवि इत्यादि सातवार प्रतिपदादि षोडशतिथि वैशाखादि बारह मास ग्रीष्मादि छः ऋतु ॥६६ ॥ शुक्ल और कृष्ण दो पक्ष एवं दक्षिण और उत्तर दो अयन कल्पित हुये हैं चार प्रहरमें दिन चार प्रहरमे रात्रि सुतरां रात्रि और दिन लेकर एकदिन होता है इस प्रकार तीस दिनमें एक मास परिगणित होताहै ॥६७॥ काल–संख्या--गणनामें पांच प्रकार वर्ष पहिलेही (अष्टमस्कंधमें ) निर्देश किया है जिस प्रकार सत्य,त्रेता, द्वापर और कलि, यह चार युगपर्याय क्रमसे

वर्णके घरमे पापस्रोत बहता रहेगा शास्त्रनिषिद्ध लाक्षा ( लाख ) लोहा और लवण बेचना इनका जीवनोपाय होगा ॥ ४८ ॥ ब्राह्मणगण वृषचालन, शूद्रका शवदाहन, शूद्रान्नभोजन और वृषलीगमन करेंगे ॥ ४९ ॥ ऋषियज्ञादि पंचयज्ञमें फिर आस्था नहीं रहेगी. प्रायः ब्राह्मणमात्रही अमावास्या ( की रातको भोजन करेंगे ) भोजन न करनेकी आज्ञा पालनमें विमुख होंगे, यज्ञसूत्र दूर फेंककर ब्राह्मणोचित सन्ध्यावन्दनादि और शौचाचार एकवारही त्याग करेंगे ॥ ५० ॥ ऋणदानजीविनी पुंश्चली और रजस्वला कुट्टनियें ब्राह्मणोंकी रन्धनशाला ( रसोईघर ) में पाचिका अर्थात् भोजन बनानेवाली होगी ॥ ५१ ॥ अन्नविचार योनिविचार आश्रमविचार और लोकविचार कुछभी नहीं रहेगा, सबही म्लेच्छाचार होंगे ॥ ५२ ॥ हे वत्स नारद ! इस प्रकार घोर कलिके प्रवृत्त होनेपर

वृषवाहाविप्रवंशाःशूद्राणांशवदाहिनः ॥ शूद्रान्नभोजिनःसर्वेसर्वेचवृषलीरताः ॥ ४९ ॥ पंचयज्ञविहीनाश्चकुहूरात्रौचभोजिनः ॥ यज्ञसूत्रविहीनाश्चसंध्याशौचविहीनकाः ॥ ५० ॥ पुंश्चलीवार्धुषाजीवाकुट्टनीचरजस्वला ॥ विप्राणांरंधनागारेभविष्यतिचपाचिका ॥५१॥ अन्नानांनियमोनास्तियोनीनांचविशेषतः॥ आश्रमाणांजनानांचसर्वेम्लेच्छाःकलौयुगे ॥ ५२ ॥ एवंकलौसंप्रवृत्तेसर्वंम्लेच्छमयंभवेत् ॥ हस्तप्रमाणेवृक्षेचअंगुष्ठेचैवमानवे ॥ ५३ ॥ विप्रस्यविष्णुयशसःपुत्रःकल्किर्भविष्यति ॥ नारायणकलांशश्चभगवान्बलिनांवरः ॥ ५४ ॥ दीर्घेणकरवालेनदीर्घघोटकवाहनः ॥ म्लेच्छशून्यांचपृथिवींत्रिरात्रेणकरिष्यति ॥ ५५ ॥ निर्म्लेच्छांवसुधांकृत्वाचांतर्धानंकरिष्यति ॥ अराजकाचवसुधादस्युग्रस्ताभविष्यति ॥ ५६ ॥ स्थूलाऽप्रमाणाषड्रात्रंवर्षधाराप्लुतामही ॥ लोकशून्यावृक्षशून्यागृहशून्याभविष्यति ॥ ५७ ॥ ततश्चद्वादशादित्याःकरिष्यंत्युदयंमुने ॥ प्राप्नोतिशुष्कतांपृथ्वीसमातेषांचतेजसा ॥ ५८ ॥

सम्पूर्ण जगत् म्लेछोंसे भरजायगा सम्पूर्ण वृक्ष हस्तप्रमाण और मनुष्य सब अंगुष्ठप्रमाण होंगे ॥ ५३ ॥ इसी अवसरमें बलियोंमें श्रेष्ठ भगवान् नारायण अपने अंशसे विष्णुयशा नामक ब्राह्मणके घर उसके पुत्ररूपमें अवतीर्ण होंगे ॥५४॥ इसके उपरान्त वह हाथमें खड्ग धारण कर सुदीर्घ एक घोडेपर चढ, तीन रात्रिमें पृथ्वी म्लेच्छहीन कर अतन्तर्धान होंगे ॥ ५५ ॥ तब पृथ्वी उनके अन्तर्धान होनेपर अराजक और दस्युग्रस्त होजायगी ॥ ५६ ॥ इसी समय अनवरत छःदिन धारापातसे यह विस्तीर्ण स्थूलकाय पृथ्वी डूबजायगी. मनुष्य, वृक्ष और गृहादिका चिह्नमात्रभी नहीं रहेगा ॥ ५७ ॥ इसके उपरान्त एकवारही बारह सूर्योंके उदय होकर करप्रसारण करनेसे ही सम्पूर्ण जल सूखकर भूमण्डल समान होजायगा ॥ ५८ ॥

पृथ्वीके सब स्थानोंमें नर और नारीमात्र लघुकाय, व्याधिग्रस्त, क्षीणायु, रोगी, और हीनयौवन होंगे ॥ ३६ ॥ वर्षमें पदार्पण न करते करते ही केश सफेद वर्ण हो जायँगे बीसवाँ वर्ष उपस्थित होनेपर समस्त पुरुष महावृद्ध होंगे अष्टवर्षीय रमणी युवती रजस्वला और गर्भवती होंगी ॥ ३७ ॥ प्रसव करनेमें वर्ष नहीं जायगा इसके उपरान्त सोलहवाँ वर्ष उपस्थित होतेही बुढापा आजायगा, कदाचित्ही कोई२स्त्री पति पुत्रवती होगी, नहीं तो प्रायःसभी वाँझ होंगी ॥ ३८ ॥ चारो वर्णही कन्या बेचेंगे. माता भार्या पुत्रवधू कन्या और भगिनीके उपपतिही जीवनके अवलम्बन होंगे ॥ ३९ ॥ विना अर्थके कोई हरि नाम जपजनित पुण्यसंचयमें अधिकारी नहीं होगा ॥ ४० ॥ यश प्राप्तहोनेकी इच्छासे दान करके फिर अन्तमें उस अपनी दी हुई वस्तुको ग्रहण करेंगे ॥ ४१ ॥ देवता ब्राह्म

वामनाव्याधियुक्ताश्चनरानार्यश्चसर्वतः ॥ स्वल्पायुषोगदायुक्तायौवनैरहिताःकलौ ॥ ३६ ॥ पलिताःषोडशेवर्षेमहावृद्धाश्चविंशतौ ॥ अष्टव र्षाचयुवतीरजोयुक्ताचगर्भिणी ॥ ३७ ॥ वत्सरांतप्रसूतास्त्रीषोडशेचजरान्विता ॥ पतिपुत्रवतीकाचित्सर्वावंध्याःकलौयुगे ॥ ३८ ॥ कन्यावि क्रयिणःसर्वेवर्णाश्चत्वारएवच ॥ मातृजायावधूनांचजारोपेतान्नभक्षकाः ॥ ३९ ॥ कन्यानांभगिनीनांवाजारोपात्तान्नजीविनः ॥ हरेर्नाम्नां विक्रयिणोभविष्यंतिकलौयुगे ॥ ४० ॥ स्वयमुत्सृज्यदानंचकीर्तिवर्धनहेतवे ॥ ततःपश्चात्स्वदानंचस्वयमुल्लंघयिष्यति ॥ ४१ ॥ देववृत्तिंब्र ह्मवृत्तिंवृत्तिंगुरुकुलस्यच ॥ स्वदत्तांपरदत्तांवासर्वमुल्लंघयिष्यति ॥ ४२ ॥ कन्यकागामिनःकेचित्केचिच्चश्वश्रुगामिनः ॥ केचिद्वधूगामिनश्च केचिद्वैसर्वगामिनः ॥ ४३ ॥ भगिनीगामिनःकेचित्सपत्नीमातृगामिनः ॥ भ्रातृजायागामिनश्चभविष्यंतिकलौयुगे ॥ ४४ ॥ अगम्यागम नंचैवकरिष्यंतिगृहेगृहे ॥ मातृयोनिंपरित्यज्यविहरिष्यंतिसर्वतः ॥ ४५ ॥ पत्नीनांनिर्णयोनास्तिभर्तृणांचकलौयुगे ॥ प्रजानांचैवग्रामाणां वस्तूनांचविशेषतः ॥ ४६ ॥ अलीकवादिनःसर्वेसर्वेचोराश्चलंपटाः ॥ परस्परंहिंसकाश्चसर्वेचनरघातिनः ॥ ४७ ॥ ब्रह्मक्षत्रविशांवंशाभ विष्यंतिचपापिनः ॥ लाक्षालोहरसानांचव्यापारंलवणस्यच ॥ ४८ ॥

ण वा गुरुकुलके निमित्त अपनी दी हुई हो, वा अपने पूर्व पुरुषोकी दी हुई यदि कोई वृत्ति निर्दिष्ट हो, तो फिर आत्मसात् ( अपने अधीन ) करनेमे त्रुटि नहीं होगी ॥ ४२ ॥ कोई कोई कन्या कोई कोई सास कोई कोई पुत्रवधू कोई सब कोई कोई ॥ ४३ ॥ भगिनी, कोई सपत्नी जननी और कोई कोई भ्रातृजाया गमन करेगा किसीको कोई गमन अवशिष्ट नहीं रहेगा ॥ ४४ ॥ केवल मातृयोनिके अतिरिक्त प्रत्येक घरमेंही अगम्यागमन प्रचलित होजायगा ॥ ४५ ॥ कलियुगमें कौन किसकी पत्नी और कौन किसका भर्ता कुछ निर्णय न रहेगा कौन किसकी प्रजा और कौन किसका ग्राम है विशेषतः कौन वस्तु किसकी है कुछ निर्दिष्ट नहीं रहेगा ॥ ४६ ॥ सभी मिथ्यावादी, लम्पट, तस्कर, परस्त्रीकातर और नरघातक होंगे ॥ ४७ ॥ ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य इन श्रेष्ठतम तीनों

धन और म्लेच्छ आचारमें अत्यन्त आसक्त होंगे ॥ २४ ॥ कलियुगमें ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्यगण शूद्रके दास होंगे सबही शूद्रके पाचक (रसोईदार) धावक (कपडेधोनेवाले) या दूत और वृषवाहक अर्थात् बैलके लादनेवाले होंगे ॥ २५ ॥ मनुष्यमात्रही सत्यहीन पृथ्वी सस्यरहित, वृक्ष फलशून्य और स्त्रियें पुत्रहीन होंगी ॥ २६ ॥ गायोंके स्तनोंमें प्रायः दुग्ध नहीं रहेगा और यदि कुछेक दुग्ध निकलाभी, तो घृत उत्पन्न नहीं होगा । स्त्री पुरुष आपसमें प्रेमहीन और गृहस्थगण मिथ्यावादी होंगे ॥ २७ ॥ राजाका पराक्रम कुछ नहीं रहेगा, प्रजागण करभारसे अत्यन्त पीडित होजावेंगे । क्या विस्तीर्ण जलवाली नदियें क्या अल्पजला नदी, क्या कन्दरादि समस्तही क्रमानुसार क्षीणजलवाली होंगी ॥ २८ ॥ ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रकी धर्मप्रकृति विरोहित और पुण्यलोप होगा प्रथम तो लक्ष पुरुषोंमें एकजन पुण्यवान् होगा, किन्तु फिर यह भी न रहेगा ॥ २९ ॥ क्या नर, क्या नारी, क्या बालक, सभी कुत्सित और विकृताकृति होंगे।

ब्रह्मक्षत्रविशांवंशाः शूद्राणांकिंकराः कलौ ॥ सूपकाराधावकाश्चवृषवाहाश्चसर्वशः ॥२५॥ सत्यहीनाजनाःसर्वेसस्यहीनाचमेदिनी ॥ फलहीनाश्चतरवोऽपत्यहीनाश्चयोषितः ॥२६॥ क्षीरहीनास्तथागावःक्षीरंसर्पिर्विवर्जितम् ॥ दंपतीप्रीतिहीनौचगृहिणःसत्यवर्जिताः ॥ २७ ॥ प्रतापहीनाभूपाश्चप्रजाश्चकरपीडिताः॥ जलहीनामहानद्योदीर्घिकाकंदरादयः॥२८॥धर्महीनाःपुण्यहीनावर्णाश्चत्वारएवच ॥ लक्षेषुपुण्यवान्कोऽपिनविष्टनिततःपरम् ॥ २९॥ कुत्सिताविकृताकारानरनार्यश्चबालकाः ॥ कुवार्ताकुत्सितःशब्दोभविष्यतिततःपरम् ॥३०॥ केचिद्ग्रामाश्चनगराश्च शून्याभयानकाः ॥ केचित्स्वल्पकुटीरेणनरेणचसमन्विताः ॥३१॥अरण्यानिभविष्यंतिग्रामेषुनगरेषुच॥अरण्यवासिनःसर्वेजनाश्चकरपीडिताः ॥३२॥ सस्यानिनभविष्यंतितडागेषुनदीषुच ॥ प्रकृष्टवंशजाहीनाभविष्यंतिकलौयुगे॥३३॥अलीकवादिनोधूर्ताःशठाश्चाऽसत्यवादिनः॥प्रकृष्टानिचक्षेत्राणिसस्यहीनानिनानृप ॥३४॥हीनाःप्रकृष्टाधनिनोदेवभक्ताश्चनास्तिकाः॥हिंसकाश्चदयाहीनाःपौराश्चनरघातिनः॥३५॥

कुत्सित बात और कुत्सित शब्दके अतिरिक्त किसीके मुखसे दूसरी बात उच्चरित नहीं होगी ॥ ३० ॥ कोई कोई ग्राम और कोई कोई नगर एकबारही मनुष्यरहित होकर भीषणमूर्ति धारण करेंगे और किसी किसी स्थान वा अतिसामान्य कुटीमें और सामान्यलोकोंमें स्थिति रहेगी ॥ ३१ ॥ सम्पूर्ण ग्राम और नगर अरण्यमें परिणत और अरण्यलोकोंके निवाससे पूर्ण होकर वनवासी मनुष्य करभारसे पीडित हो जावेंगे ॥ ३२ ॥ अनावृष्टिके कारण जलका अभाव होनेसे तालाब और नदियोंमें खेती होनेलगेगी, सद्वंशोत्पन्न कुलीन नितान्तनीच होजावेंगे ॥ ३३ ॥ पृथ्वी अलीकवादी असत्यपरायण धूर्त और शठोंसे परिपूर्ण होगी भूमि भलीभांति जोतनेपर भी सस्यका नाममात्र नहीं रहेगा ॥ ३४ ॥ जो अतुल ऐश्वर्यके अधिपति कहकर विख्यात हैं वही निर्धन और जो देवभक्त हैं वही नास्तिक होंगे पुरवासियोंके शरीरमें दयाका लेशमात्र नहीं रहेगा वरन वे प्रति वेशीके विद्वेषी और नरघातक हो जावेंगे ॥ ३५ ॥

गाणपत्य और वैष्णवादि धर्मपरायण साधुगण अठारह पुराण मांगल्य शंखध्वनि श्राद्धतर्पण और वेदोक्त क्रियाकलापादि कुछभी नहीं रहेगी ॥ १३ ॥ देवपूजा, देवप्रशंसा और देवताओंके गुणगानकी बात तो दूर रही, देवताओंका नाम पर्यन्तभी लुप्त होगा सांग वेद शास्त्रका नाम पर्यन्त फिर सुनाई नहीं देगा ॥ १४ ॥साधुसमाज, सत्यधर्म, चारोवेद, ग्राम्यदेव, देवी, व्रत, तपस्या और उपवास एकबारही लयको प्राप्त होंगे ॥ १५ ॥ सभी मद्यमांसादिकी सेवामें अनुरक्त हो गे, मिथ्या और कपटता सबको आश्रय करेगी, यदि कोई पूजाभी करेगा तो वह अर्चना तुलसीविहीन होगी ॥ १६ ॥ प्रायः समस्तलोक शठ, क्रूर, दाम्भिक, अहंकारी, तस्कर और हिंसक होजायँगे ॥ १७ ॥ पुरुष पुरुष और स्त्री स्त्रीमें परस्पर प्रणय नहीं रहेगी । केवल स्त्री पुरुष मात्र भेद रहेगा । जातिभेद एकबारही अन्तर्धान होगा । सुतरां विवाहके संबंधमे भयका लेशमात्रभी न रहेगा । प्रतिपदार्थमेंही स्वस्वामित्व बद्धमूल होगा अर्थात् पिता पुत्रके और पुत्र पिताके द्रव्यको

देवपूजादेवनामतत्कीर्तिगुणकीर्तनम् ॥ वेदांगानिचशास्त्राणिययुस्तैःसार्धमेवच॥ १४॥संतश्चसत्यधर्मश्चवेदाश्चग्रामदेवताः ॥ व्रतंतपश्चाऽनशनं ययुस्तैःसार्धमेवच॥ १५॥वामाचाररताःसर्वेमिथ्याकपटसंयुताः ॥ तुलसीरहितापूजाभविष्यतिततःपरम् ॥ १६॥ शठाःक्रूरादांभिकाश्चमहाहं कारसंयुताः॥ चोराश्चहिंसकाःसर्वेभविष्यंतिततःपरम्॥ १७॥पुंसोभेदस्त्रीविभेदोविवाहोवाऽपिनिर्भयः॥स्वस्वामिभेदोवस्तूनांभविष्यतिततःप रम् ॥ १८॥ सर्वेस्त्रीवशगाःपुंसःपुंश्चल्यश्चगृहेगृहे॥तर्जनैर्भर्त्सनैःशश्वत्स्वामिनंताडयंतिच॥ १९॥गृहेश्वरीचगृहिणीगृहीभृत्याधिकोऽधमः ॥ चेटी दाससमौवध्वाःश्वश्रूश्चश्वशुरस्तथा ॥ २० ॥ कर्तारोबलिनोगेहेयोनिसंबंधिबांधवाः ॥ विद्यासंबंधिभिःसार्धंसंभाषापिनविद्यते ॥ २१ ॥ यथा ऽपरिचितालोकास्तथापुंसश्चबांधवाः ॥ सर्वकर्माक्षमाःपुंसोयोषितामाज्ञयाविना ॥२२ ॥ ब्रह्मक्षत्रविशःशूद्राजात्याचारविवर्जिताः ॥ संध्या चयज्ञसूत्रंचभवेल्लुप्तंनसंशयः ॥ २३ ॥ म्लेच्छाचाराभविष्यंतिवर्णाश्चत्वारएवच ॥ म्लेच्छशास्त्रंपठिष्यंतिस्वशास्त्राणिविहायच ॥ २४ ॥

स्पर्श नहीं करसकेगा॥ १८॥पुरुषमात्रही प्रायः स्त्रीके वशीभूत होगे और प्रत्येक घरमेंही प्रायः स्त्रीके सम्पूर्ण स्त्रियें पुंश्चली धर्म अवलम्बन करेगी वह निरंतर तर्जन गर्जन करके अपने अपने स्वामीको ताडना करती रहेगी॥ १९॥गृहिणी गृहकर्त्री होंगी और गृहस्वामी अधम मृत्युकी समान उनके निकट हाथजोडे रहेंगे सास और श्वशुर उनके निकट दास दासीकी समान व्यवहृत् होंगे॥ २०॥स्त्रीके सहोदर इत्यादि बांधवलोगही गृहके कर्ता होगे किन्तु सहाध्यायीगणोंके सहित आलाप मात्र नहीं रहेगा ॥ २१॥ गृहस्वामीके भ्रातादि बांधवगण एकबारही अनजान परदेशीके समान अपरिचित होजायँगे गृहिणीकी अनुमतिके विना गृहकर्ताका किसी विषयमे कर्तृत्व करनेकी सामर्थ्य नहीं रहेगी॥ २२॥ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रादि जाति भेद एकबारही तिरोहित होगा.संध्यावंदनादि कर्तव्य कार्यका अनुष्ठान करना तो दूर रहे ब्राह्मणगण एकबारही यज्ञोपवीतरहित होंगे ॥ २३ ॥ ब्राह्मणादि चारों वर्णही अपना अपना शास्त्र और आचार परित्याग करके म्लेच्छशास्त्र अध्य

भारतमें गमन करनेके कारण उनका नाम भारती और ब्रह्माकी प्रिया होनेके कारण उनका दूसरा नाम ब्राह्मी हुआ है और वाणी अर्थात् वाक्यकी अधिष्ठात्री देवी हैं इस कारण उनका वाणी नाम हुआहै ॥ २ ॥ हरि सर्वव्यापी हैं, अतएव वह क्या सर अर्थात् सरोवर, क्या वापी, क्या स्रोत, सर्वत्रही विद्यमान रहते हैं। सरसमें विद्यमान होनेके कारण वह सरस्वान्हैं, वाणी उन सरस्वान्की शक्तिहैं, इसलिये सरस्वती नामसे कही गई है ॥ ३ ॥ नदीरूपा सरस्वती अतिपावन तीर्थस्वरूप हैं। मणियोंके पापरूपीकाष्ठ जलानेमें वह प्रज्वलित अग्निस्वरूप हैं ॥ ४ ॥ हे वत्स नारद। सरस्वतीके शापसे देवी गंगाने अंशसे सलिलरूप धारण किया। फिर भगीरथ उनको भूलोकमें लाये हैं, इसीकारण उनका नाम भागीरथी हुआहै ॥ ५ ॥ भगीरथकी प्रार्थनासे जब गंगाकी एक धारा ऊपर पृथ्वीपर गिरी, तब वसुंधराके धारापातका वेग धारण करनेमें असमर्थ होनेपर एकमात्र धारणपटु श्रीमहादेवजीके निकट प्रार्थना करनेपर उन्होंने उस समय उनको

भारतीभारतंगत्वाब्राह्मीचब्रह्मणःप्रिया॥वाण्यधिष्ठातृदेवीसातेनवाणीप्रकीर्तिता ॥२॥ सरोवाप्यांचस्रोतस्सुसर्वत्रैवहिदृश्यते ॥ हरिःसरस्वांस्त स्यंतेननाम्नासरस्वती ॥३॥ सरस्वतीनदीसाचतीर्थरूपाऽतिपावनी ॥ पापिनांपापदाहायज्वलदग्निस्वरूपिणी ॥४॥ पश्चाद्भागीरथीनीता महीभगीरथेनच ॥ सावेजगामकलयावाणीशापेननारद ॥ ५ ॥ तत्रैवसमयेतांचदधारशिरसाशिवः ॥ वेगंसोढुमयंशक्तोभुवःप्रार्थनयाविभुः ॥६॥पद्माजगामकलयासाचपद्मावतीनदी ॥ भारतभारतीशापात्स्वयंतस्थौहरेःपदे ॥ ७ ॥ ततोऽन्ययासाकलयालेभेजन्मचभारते ॥ धर्म ध्वजसुतालक्ष्मीर्विख्यातातुलसीतिच॥८॥पुरासरस्वतीशापात्पश्चाच्चहरिशापतः॥बभूववृक्षरूपासाकलयाविश्वपावनी ॥९॥ कलेःपंचसहस्रंच वर्षस्थित्वाचभारते ॥ जग्मुस्ताश्चसरिद्रूपंविहायश्रीहरेःपदम् ॥ १० ॥ यानिसर्वाणितीर्थानिकाशीवृंदावनंविना ॥ यास्यंतिसार्धंताभिश्चवैकु ण्ठमाज्ञयाहरेः ॥ ११ ॥शालग्रामःशक्तिशिवौजगन्नाथश्चभारतम् ॥ कलेर्दशसहस्रांतेत्यक्त्वायांतिनिजंपदम् ॥ १२ ॥ साधवश्चपुराणानिशं खानिश्राद्धतर्पणे ॥ वेदोक्तानिचकर्माणियुस्तैःसार्धमेवच ॥ १३ ॥

मस्तकमें धारण किया था ॥ ६ ॥ भारतीके शापसे पद्माकोभी अंशसे पद्मावती नदी होकर भारतमें अवतीर्ण होना पडाहै किन्तु पूर्णभावसे वैकुण्ठमें नारायणकी अंकलक्ष्मी होकर वास करती हैं ॥ ७ ॥ इनका अपर अंश प्रथम भारतमें राजा धर्मध्वजके तुलसी नामसे विख्यात कन्यारूपमें अवतीर्ण हुआ ॥८॥ अन्तमें भारतीके शापसे और श्रीहरिकी आज्ञासे विश्वपावनी तुलसी वृक्षरूपमें परिणत हुई हैं ॥ ९ ॥ कलिके पाँच हजार वर्ष बीतनेपरही यह सब सरितरूप त्यागकर भारतसे फिर वैकुण्ठधाममें हरिसदनमें गमन करेंगी ॥ १० ॥ श्रीकृष्णकी आज्ञानुसार काशी और वृंदावनके अतिरिक्त और सम्पूर्ण तीर्थ सरिद्गणोंके संग संग वैकुण्ठमें जावेंगे॥ ११ ॥इसके उपरान्त कलिके दश हजार वर्ष बीतनेपर शालिग्राम शिला शिव और शिवशक्ति एवं पुरुषोत्तम जगन्नाथ इस भारतभूमिको छोडकर अपने अपने स्थानको जायेंगे अर्थात् भारतसे शालग्राम माहात्म्य पीठस्थानमाहात्म्य और पुरुषोत्तममाहात्म्य एकबारही अन्तर्धान होजायगा॥ १२॥शैव शाक्त

हे सुन्दरी ! गुरुदेवक मुखसे जिसके कानमें विष्णु, शिव, गणेश और सूर्यादिमन्त्र पडताहैं, संपूर्ण वेदही उसको पवित्र और नरोत्तम कहतेहैं ॥ ४६ ॥ ऐसे पुरुष के जन्म लेतेही उसके पूर्व शत(१००)पुरुष स्वर्गमे हों वा नरकमें हो, तत्काल मुक्तिलाभ करते है ॥ ४७ ॥ और उनमे वा किसी यदि कोई किसी स्थानमें जीवयोनिमें जन्म ग्रहण करता हैं तो वह जीवन्मुक्त होकर अन्तमें विष्णुपद लाभ करता हैं ॥ ४८ ॥ जो पुरुष मेरे भक्तिरसमें आर्द्र होता है, जो पुरुष निरन्तर मेरे गुणकीर्तन और तदनुरूप व्यवहार करता है, जो पुरुष सदा मेरी कथामें चित्त लगाये रहताहै ॥ ४९ ॥ और मेरे गुणानुवाद सुनकर जिसका मन आनन्दमें नृत्य करता रहताहै सर्वांग पुलकित होताहै कंठस्वर रुद्ध होजाता है, अनवरत नेत्रोंसे आसुओंकीधारा गिरती है, बाह्यज्ञान तिरोहित होताहै, वही पुरुष मेरा भक्त है ॥ ५० ॥ मेरे भक्त क्या सुख, क्या मुक्ति, क्या सायुज्य, क्या सारूप्य, क्या सालोक्य, क्या ब्रह्मत्व, क्या अमरत्व किसीकी इच्छा नहीं

गुरुवक्त्राद्विष्णुमंत्रोयस्यकर्णेपतिष्यति ॥ वदंतिवेदास्तंचाऽपिपवित्रंचनरोत्तमम् ॥ ४६ ॥ पुरुषाणांशतपूर्वंतथातज्जन्ममात्रतः ॥ स्वर्गस्थं नरकस्थंवामुक्तिमाप्नोतितत्क्षणात् ॥ ४७ ॥ यैःकैश्चिद्यत्रवाजन्मलब्धंयेषुचजंतुषु ॥ जीवन्मुक्तास्तुतेपूतायांतिकालेहरेःपदम् ॥ ४८ ॥ मद्भक्तियुक्तोमर्त्यश्चसमुक्तोमद्गुणान्वितः ॥ मद्गुणाधीनवृत्तिर्यःकथाविष्टश्चसंततम् ॥ ४९ ॥ मद्गुणश्रुतिमात्रेणसानंदःपुलकान्वितः ॥ सगद्गदःसाश्रुनेत्रःस्वात्मविस्मृतएवच ॥ ५० ॥ नवांछतिसुखंमुक्तिसालोक्यादिचतुष्टयम् ॥ ब्रह्मत्वममरत्वंवातद्वांछाममसेवने ॥ ५१ ॥ इन्द्रत्वंचमनुत्वंचब्रह्मत्वंचसुदुर्लभम् ॥ स्वर्गराज्यादिभोगंचस्वप्नेऽपिचनवांछति ॥ ५२ ॥ भ्रमंतिभारतेभक्तास्तादृग्जन्मसुदुर्लभम् ॥ मद्गुणश्रवणाःश्राव्यगानैर्नित्यंमुदान्विताः ॥ ५३ ॥ तेयांतिचमहींपूत्वानरंतीर्थंममाऽऽलयम् ॥ इत्येवंकथितंसर्वंपद्मेकुरुयथोचितम् ॥ ५४ ॥ तदाज्ञयातास्तत्रजग्मुर्हरिस्तस्थौसुखासने ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कन्धेसप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ सरस्वतीपुण्यक्षेत्रमाजगामचभारते ॥ गंगाशापेनकलयास्वयंतस्थौहरेःपदे ॥ १ ॥

करते, वह केवल मेरी सेवा करनेमे अत्यन्त तत्पर होते हैं ॥ ५१ ॥ वास्तविक वह कभी स्वप्नमेभी दुर्लभ इन्द्रत्व, मनुत्व, ब्रह्मत्व और स्वर्गराज्यभोग करनेकी वासना नहीं करते ॥ ५२ ॥ मेरे भक्त केवल मेरेही गुण सुननेमें लग्न और मेरेही मधुरगुणगानमे नित्य आनंदित होकर भारतमे भ्रमण करते हैं. फलतः भारतमें ऐसे भक्तजन्म अत्यन्त दुर्लभ हैं ॥ ५३ ॥ वह पृथ्वीको पवित्र करके अंतमें मेरे आलयरूप श्रेष्ठतम तीर्थमें गमन करतेहै. हे पद्मे ! यह मैंने तुमसे अभिलाषित समस्त विषय वर्णन किया अब जो रुचि हो सो करो ॥ ५४ ॥ अनन्तर गंगादि सभी श्रीहरिकी आज्ञा पालन करनेको गईं, इस ओर वह स्वयं हरि अपने धाममे अवस्थान करनेलगे ॥ ५५ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ नारायणने कहा हे देवर्षे ! अनन्तर सरस्वती गंगाके शापवश अंशसे पुण्यक्षेत्रभारतमे आई और पूर्णांशसे विष्णुभवन वैकुण्ठधाममे स्थिति करने लगी ॥ १ ॥

मेरे भक्तोंके दर्शन और स्पर्शसे पीपलका काटनेवाला मेरे भक्तोंकी निन्दा करनेवाला और शूद्रोंका अन्न भोजन करनेवाला ब्राह्मणपर्यन्त अपने अपने किये पापोंसे मुक्त होता है ॥ ३५॥ जो देवताका द्रव्य और ब्राह्मणका द्रव्य हरण करता है जो ( लाक्षा ) लाख लोहा और रस तथा कन्या बेचता है ॥ ३६॥ जो महापातकी और शूद्रोंका शव फूंकनेवाला है वह भी मेरे भक्तोंके दर्शन और स्पर्श करनेपर अपने अपने पापसे छूटते हैं ॥ ३७॥ महालक्ष्मीने कहा हे भक्तवत्सल! आप भक्तोंके लक्षण कहिये जिन भक्तोंके दर्शन और स्पर्शसे नराधम शीघ्र पवित्र होते हैं॥ ३८॥ हरिभक्तिविहीन घोर अहंकारी आत्मश्लाघामें निरत धूर्त शठ और साधुओंकी निन्दा करनेवाले ॥ ३९ ॥ पापात्मा लोग भी शीघ्र महापातकसे छूटते हैं जिन भक्तोंके स्नानावगाहनसे सम्पूर्ण तीर्थ पवित्रता लाभ करते है जिन भक्तोंकी चरणरेणु और पादोदकस्पर्शसे वसुंधरा पवित्र होती है ॥ ४० ॥ भारतीय मनुष्य सदा जिन भक्तोंके दर्शन और स्पर्शकी प्रार्थना करते है और जिन

अश्वत्थनाशकश्चैवमद्भक्तनिंदकस्तथा॥ शूद्रान्नभोजीविप्रश्चपूतोमद्भक्तदर्शनात् ॥३५॥ देवद्रव्यापहारीचविप्रद्रव्यापहारकः॥ लाक्षालोहरसानांचविक्रेतादुहितुस्तथा ॥३६॥ महापातकिनश्चैवशूद्राणांशवदाहकः ॥ भवेयुरेतेपूताश्चमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥३७ ॥ श्रीमहालक्ष्मीरुवाच ॥ भक्तानांलक्षणंब्रूहिभक्तानुग्रहकातर ॥ येषांतुदर्शनस्पर्शात्सद्यःपूतानराधमाः ॥३८॥ हरिभक्तिविहीनाश्चमहाहंकारसंयुताः ॥ स्वप्रशंसारताधूर्ताःशठाश्चसाधुनिंदकाः ॥३९॥ पुनंतिसर्वतीर्थानियेषांस्नानावगाहनात् ॥ येषांचपादरजसापूतापादोदकान्मही ॥४०॥ येषांसंदर्शनंस्पर्शंयेवावांछंतिभारते॥सर्वेषांपरमोलाभोवैष्णवानांसमागमः॥४१॥नह्यम्मयानितीर्थानिनदेवामृच्छिलामयाः॥ तेपुनंत्यपिकालेनविष्णुभक्ताःक्षणाद्दहो ॥४२॥ सूतउवाच ॥ महालक्ष्मीवचःश्रुत्वालक्ष्मीकांतश्चसस्मितः ॥ निगूढतत्त्वंकथितुमपिश्रेष्ठोपचक्रमे ॥ ४३ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ भक्तानांलक्षणंलक्ष्मिगूढंश्रुतिपुराणयोः ॥ पुण्यस्वरूपंपापघ्नंसुखदंभुक्तिमुक्तिदम् ॥ ४४ ॥ सारभूतंगोपनीयंनवक्तव्यंखलेषुच ॥ त्वांपवित्रांप्राणतुल्यांकथयामिनिशामय ॥ ४५ ॥

भक्तोंके समागमसे भारी लाभ दूसरा नहीं है ॥ ४१ ॥ विशेषतः जलमय सम्पूर्ण तीर्थ एवं मृण्मय और शिलामय देवताओंसे बहुत कालमें पाप दूर होता है, किन्तु अब पूँछती हूं कि, आपके जिन भक्तोंसे शीघ्र महापातक नष्ट होते है, आपके उन्हीं निर्दिष्टभक्तोंके लक्षण किसप्रकार है ? ॥ ४२ ॥ सूतजीने कहा हे महर्षे ! लक्ष्मीकान्तने महालक्ष्मीके वचन सुन कुछेक हँसकर निगूढतत्त्व अर्थात् भक्तोंके लक्षण निर्देश करनेका उपक्रम करके कहा ॥ ४३ ॥ श्रीभगवान् बोले हे लक्ष्मी! भक्तोंके लक्षण श्रुति और पुराणमें अत्यन्त गूढभावसे कथित हुए है यह अत्यन्त पवित्र पापघ्न(पापनाशक)सुखद और भुक्ति मुक्तिदायक हैं ॥ ४४ ॥ यह सारभूत गोपनीय वृत्तान्त खलके निकट प्रकाशित न करै किन्तु अत्यन्त सरलस्वभाव और मेरे प्राणोंकी समान हो. इस कारण तुमसे कहताहूं सुनो ॥ ४५ ॥

तुम्हारे जलमें स्नान और अवगाहन करेंगे उनके दर्शन और स्पर्शनसे तुम्हारा पाप छूट जायगा ॥ २३ ॥ हे सुन्दरि ! मेरे भक्तोंके दर्शन और स्पर्शनसे भूलोकस्थित संपूर्ण तीर्थ पवित्र होंगे ॥ २४ ॥ सुपवित्रधराका उद्धार और पवित्रता साधन करनेके लिये मेरे मंत्रोपासक अर्थात् ब्रह्मनिष्ठ शैव वैष्णव शाक्त और गाणपत्यादि संपूर्ण भक्त भारतमें वास करते हैं ॥ २५ ॥ मेरे भक्त वहां अवस्थान करके पैर धोते है वह स्थान निःसन्देह पवित्र तीर्थ कहकर परिगणित होते हैं ॥ २६ ॥ यही क्या ! मेरे भक्तोंके स्पर्श और दर्शनसे स्त्रीहत्या गोहत्या और ब्रह्महत्याकारी एवं कृतघ्न और गुरुदारापहारी पुरुषतकभी पवित्र और जीवन्मुक्त होते हैं ॥ २७ ॥ मेरे भक्तोके दर्शन और स्पर्शनसे एकादशी विहीन संध्यावर्जित नास्तिक और नरहत्याकारीकाभी पाप दूर होता है ॥ २८ ॥ मेरे भक्तोंके दर्शन और स्पर्शसे असिजीवी मसिजीवी धावक अर्थात् रजककर्मकारी ग्रामयाचक और वृषवाही ब्राह्मणोका भी पाप दूर होता है ॥ २९ ॥ मेरे

पृथिव्यांयानितीर्थानिसंत्यसंख्यानिसुंदरि ॥ भविष्यंतिचपूतानिमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥ २४ ॥ मन्मंत्रोपासकाभक्ताविश्रमंतिचभारते ॥ पूतंकर्तुंतारितुंचसुपवित्रांवसुंधराम् ॥ २५ ॥ मद्भक्तायत्रतिष्ठंतिपादंप्रक्षालयंतिच ॥ तत्स्थानंचमहातीर्थंसुपवित्रंभवेद्ध्रुवम् ॥ २६ ॥ स्त्रीघ्नो गोघ्नःकृतघ्नश्चब्रह्मघ्नोगुरुतल्पगः ॥ जीवन्मुक्तोभवेत्पूतोमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥ २७ ॥ एकादशीविहीनश्चसन्ध्याहीनोऽथनास्तिकः ॥ नरघातीभवेत्पूतोमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥ २८ ॥ असिजीवीमसीजीवीधावकोग्रामयाचकः ॥ वृषवाहोभवेत्पूतोमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥ ॥ २९ ॥ विश्वासघातीमित्रघ्नोमिथ्यासाक्ष्यस्यदायकः ॥ स्थाप्यहारीभवेत्पूतोमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥ ३० ॥ अत्युग्रवाग्दूषकश्चजारकः पुंश्चलीपतिः ॥ पूतश्चपुंलीपुत्रोमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥ ३१ ॥ शूद्राणांसूपकारश्चदेवलोग्रामयाजकः ॥ अदीक्षितोभवेत्पूतोमद्भक्तस्पर्शदर्शनात ॥ ३२ ॥ पितरंमातरंभार्यांभ्रातरंतनयंसुताम् ॥ गुरोःकुलंचभगिनींचक्षुर्हीनंचबांधवम् ॥ ३३ ॥ श्वश्रूंचश्वशुरंचैवयोनपुष्णातिसुंदरि ॥ समहापातकीपूतोमद्भक्तस्पर्शदर्शनात् ॥ ३४ ॥

भक्तोंके दर्शन और स्पर्शनसे विश्वासघातक मित्रद्रोही मिथ्यासाक्ष्यदाता और धरोहर मारनेवाले पुरुषभी पापोंसे मुक्त होजाते है ॥ ३० ॥ मेरे भक्तोंके दर्शन और स्पर्शसे अति वाग्दुष्ट अर्थात उग्रवचन बोलनेवाला जारक ( अन्यपितासे उत्पन्न ) पुंश्चलीपति और पुंश्चलीका पुत्रभी पवित्र होता है ॥ ३१ ॥ मेरे भक्तोके दर्शन और स्पर्शसे जो ब्राह्मण शूद्रका पाचक ( रसोईदार ) जो देवल पुजारी जो ग्रामवालोका यज्ञ करानेवाला और जो गुरुमंत्रमे दीक्षित नही है वह भी पवित्र होता है ॥ ३२ ॥ हे सुन्दरि ! जो पामर, पिता, माता, भ्राता, स्त्री, पुत्र, कन्या, भगिनी, अंध बंधु ॥ ३३ ॥ गुरुकुल, सास और श्वशुरका भरण पोषण नहीं करता मेरे भक्तोके दर्शन और स्पर्शसे वह पातकी भी पापसे छूट जाता है ॥ ३४ ॥

इसके अतिरिक्त सरस्वतीको ब्रह्मसदनमें और गंगाको जो शिवसदनमे जानेकी अनुमति दी सो इस विषयमें क्षमा कीजिये ॥ १४ ॥ हे वत्स नारद । देवी कमला जगन्नाथसे यह बात कहकर उनके चरणकमलोंमें गिरगई और अपने केशोंसे उनके चरण वेष्टन करके वारंवार रुदन करने लगी ॥ १५ ॥ इसीसमय भक्तानुग्रह कातर पद्मनाभ हरिने हास्यमुख और प्रसन्नचित्त हो पद्माको हृदयसे लगाकर कहा भगवान् बोले हे सुरेश्वरि । अपने वचनकी रक्षा करके तुम्हारे कथनानुसार कार्य करूंगा हे कमललोचने ! जिस प्रकारसे दोनों बातोंकी रक्षा हो वह कहता हूं सुनो ॥ १६ ॥ सरस्वती एकांशसे नदीरूप धारण करके भारतमे और अर्धांशसे ब्रह्माके समीप वास करैं और पूर्णांशसे वैकुण्ठमें मेरे समीप विद्यमान रहै ॥ १७ ॥ भगीरथके यत्नसे त्रिभुवन पूत ( पवित्र ) करनेके लिये गंगाको

तांवाणींब्रह्मसदनंगंगांवाशिवमन्दिरम् ॥ गन्तुंवदसिहेनाथतत्क्षमस्यचतेवचः ॥ १४ ॥ इत्युक्त्वाकमलाकांतपादंधृत्वाननामसा ॥ स्वकेशैर्वेष्टनंकृत्वारुरोदचपुनःपुनः ॥ १५ ॥ "उवाचपद्मनाभस्तांपद्मांकृत्वास्ववक्षसि ॥ ईषद्धास्यप्रसन्नास्योभक्तानुग्रहकातरः ॥ १ ॥" ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ त्वद्वाक्यमाचरिष्यामिस्ववाक्यंचसुरेश्वरि ॥ समतांचकरिष्यामिशृणुत्वंकमलेक्षणे ॥ १६ ॥ भारतीयातुकलयासरिद्रूपाचभारते ॥ अर्धांसाब्रह्मसदनंस्वयंतिष्ठतुमद्गृहे ॥ १७ ॥ भगीरथेनसानीतागंगायास्यतिभारते ॥ पूतंकर्तुंत्रिभुवनंस्वयंतिष्ठतुमद्गृहे ॥ १८ ॥ तत्रैव चंद्रमौलेश्वमौलिंप्राप्स्यतिदुर्लभम् ॥ ततःस्वभावतःपूताऽप्यतिपूताभविष्यति ॥ १९ ॥ कलांशांशनगच्छत्वंभारतेवामलोचने॥पद्मावतीसरिद्रूपातुलसीवृक्षरूपिणी॥२०॥कलेःपंचसहस्रेचगतेवर्षेचमोक्षणम्॥युष्माकंसरितांचैवमद्गृहेचागमिष्यथ॥२१॥संपदाहेतुभूताचविपत्तिःसर्वदेहिनाम्॥विनाविपत्तेर्महिमाकेषांपद्मभवेभवेत्॥२२॥मन्मंत्रोपासकानांचसतांस्नानावगाहनात्॥युष्माकंमोक्षणंपापादर्शनात्स्पर्शनात्तथा २३॥

एकांशसे भारतमें जाना होगा ॥ १८ ॥ और एकांशसे चन्द्रशेखरकी दुर्लभ जटामें स्थान लाभ करके स्वभावसे जिसप्रकार पवित्र हैं. उससे भी अधिक पवित्र होगी और पूर्णांशसे मेरे समीप अवस्थान करैं ॥ १९ ॥ हे वामलोचने पद्मे ! तुम सबकी अपेक्षा निरपराध हो अतएव तुम्हारा अंशका अंश भारतमें पद्मावती नामक नदी और तुलसी वृक्ष रूपमें परिणत होवे ॥ २० ॥ कलिके पांच हजार वर्ष बीतनेपर तुम शापसे छूटोगी तब फिर तुम मेरे गृहमें आमओगी ॥ २१ ॥ हे पद्मे ! विपत्तिही देहधारियोंकी सम्पत्तिका निदान है संसारमे विपत्तिके विना कोई सम्पदका गौरव नहीं समझ सकता ॥ २२ ॥ मेरे मंत्रोपासक जो साधुपुरुष

हे नाथ ! मैं निश्चय कहती हूं कि, मै भारतमें जाकर योगावलम्बनपूर्वक इस देहको विसर्जन करूंगी, महात्मा लोग निःसंदेह सदा सबकी रक्षा करते हैं ॥ ४ ॥ फिर गंगाने कहा हे जगत्पते ! आपने किस अपराधसे मुझको त्याग किया ? मैं शरीरपरित्याग करूंगी इस समय आप इस दोषविहीन रमणीके वधभागी हुए ॥ ५ ॥ इस भूमण्डलमें जो मनुष्य निरपराध स्त्रीको परित्याग करता है वह यद्यपि सर्वेश्वर हो किन्तु तो भी उसको नरकगामी होना पडता है ॥ ६ ॥ पद्माने कहा हे नाथ ! आप पूर्णसत्त्वगुणस्वरूप है. क्यां आश्चर्य है कि, आपके शरीरमें किसप्रकार क्रोधका संचार हुआ ? जो हो आप सरस्वती और गंगापर प्रसन्न हूजिये क्योकि क्षमाही सत्पतिका प्रधान गुण है ॥ ७ ॥ और सरस्वतीने जब मुझको शाप दिया है तब मै इसी समय भारतमें जानेको प्रस्तुत हूं किन्तु मुझको कितने कालतक वहां रहना होगा ? कितने दिनोंमे आपके चरण कमलोका दर्शन प्राप्त होगा ॥ ८ ॥ पापीगण सदा स्नान और अवगाहनद्वारा मेरे जलमें पापरूपी

देहत्यागंकरिष्यामियोगेनभारतेध्रुवम् ॥ अत्युन्नतोहिनियतंपातुमर्हतिनिश्चितम् ॥ ४ ॥ गंगोवाच ॥ अहंकेनाऽपराधेनत्वयात्यक्ताजगत्पते ॥ देहत्यागंकरिष्यामिनिर्दोपायावधंलभ ॥ ५ ॥ निर्दोषकामिनीत्यागंकरोतियोनरोभुवि ॥ सयातिनरकंघोरंकिंतुसर्वेश्वरोऽपिवा ॥ ६ ॥ पद्मोवाच ॥ नाथसत्त्वस्वरूपस्त्वंकोपःकथमहोतव ॥ प्रसादंकुरुभार्येद्वेसदीशस्यक्षमावरा ॥ ७ ॥ भारतेभारतीशापाद्यास्यामिकलयाह्यहम् ॥ कियत्कालंस्थितिस्तत्रकदाद्रक्ष्यामितेपदम् ॥ ८ ॥ दास्यंतिपापिनःपापंसद्यःस्नानावगाहनात् ॥ केनतेनविमुक्ताऽहमागमिष्यामितेपदम् ॥ ९ ॥ कलयातुलसीरूपंधर्मध्वजसुतासती ॥ भुक्त्वाकदालभिष्यामित्वत्पादांबुजमच्युत ॥ १० ॥ वृक्षरूपाभविष्यापित्वदधिष्ठातृदेवता ॥ समुद्धरिष्यसिकदातन्मेब्रूहिकृपानिधे ॥ ११ ॥ गंगासरस्वतीशापाद्यदियास्यतिभारते ॥ शापेनमुक्तापापाच्चकदात्वांचलभिष्यति ॥ १२ ॥ गंगाशापेनवावाणीयदियास्यतिभारतम् ॥ कदाशापाद्विनिर्मुच्यलभिष्यतिपदंतव ॥ १३ ॥

कीचड धोवेंगे तब किस उपायद्वारा उससे छूटकर फिर आपके चरणकमलोंका दर्शन पाऊंगी ॥ ९ ॥ जब मैं अंगसे धर्मध्वजकी दुहिता हूंगी तब मुझको कितने दिन पीछे आपका दर्शन प्राप्त होगा ॥ १० ॥ कितने दिन मुझको आपका अधिष्ठानभूत तुलसीवृक्षरूप धारण करके अवस्थान करना होगा हे कृपानिधे ? कहो कितने दिनोंमें मेरा उद्धार करोगे ॥ ११ ॥ भारतीके शापसे यदि गंगाको भारतमे अवतीर्ण होना पडे तो शापसे और पापसे छूटकर कितने दिन पीछे आपका दर्शन करसक्ती है ॥ १२ ॥ और यदि गंगाके शापसे सरस्वतीही भारतमें गमन करै तो उसके शापावसानमे कितना विलम्ब होगा ? कितने दिन पीछे आपके चरणोंका दर्शन करनेमें समर्थ होगी ? ॥ १३ ॥

वशीभूत है, यह निश्चय जानो कि जबतक वह चितामें नहीं जायँगे तबतक उनके मन शान्त न होंगे ॥ ६२ ॥ वह प्रतिदिन जिस कार्यका अनुष्ठान करते है उससे किसी प्रकार वह फलभागी नहीं होसक्ते उनका इस लोक वा परलोक कहीं भी यश नहीं है बरन चरमावस्थामें नरक प्राप्त होता है ॥ ६३ ॥ जिसका यश वा कीर्ति नहीं है उसका जीवन विडम्बनामात्र है बहुत सपत्नियोंका एकत्र रहना कभी मंगलका निमित्त नहीं है॥६४॥केवल एक स्त्री ग्रहण करके जब मनुष्य सुखी नहीं होसकता तब बहुत भार्यावाले पुरुषको जो कष्ट होता है उसमें फिर कहनाही क्या है. हे गंगे ! तुम शिवके समीप और सरस्वती ! तुम ब्रह्माके घर जाओ ॥ ६५ ॥ केवल कमलवासिनी सुशीला कमला मेरे निकट रहै जिसकी पत्नी पतिव्रता सुशीला और आज्ञाकारिणी है ॥ ६६ ॥ उसको इस लोकमें सुख और धर्म एवं परलोकमें मुक्तिलाभ होता है. फलतःजिसकी स्त्री पतिव्रता है वह सर्वान्तःकरणसे सुख भोगकरता है यही नहीं बरन वह जीव

यद्ह्निकुरुतेकर्मनतस्यफलभाग्भवेत् ॥ निंदितोऽत्रपरत्रैवसर्वत्रनरकंव्रजेत् ॥६३॥ यशःकीर्तिविहीनोयोजीवन्नपिमृतोहिसः ॥ बह्वीनांचसपत्नीनांनैकत्रश्रेयसेस्थितिः ॥६४॥ एकभार्यःसुखीनैवबहुभार्यःकदाचन ॥ यच्छगंगेशिवस्थानंब्रह्मस्थानंसरस्वति ॥ ६५ ॥ अत्रतिष्ठतुमद्गेहे सुशीलाकमलालया ॥ सुसाध्यायस्यपत्नीचसुशीलाचपतिव्रता ॥६६॥ इहस्वर्गेसुखंतस्यधर्मोमोक्षःपरत्रच ॥ पतिव्रतायस्यपत्नीसचमुक्तःशुचिःसुखी॥६७॥जीवन्मृतोशुचिर्दुःखीदुःशीलापतिरेवच॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कन्धेषष्ठोऽध्यायः ॥६॥श्रीनारायणउवाच॥ इत्युक्त्वाजगतांनाथोविररामचनारद ॥ अतीवरुरुदुर्देव्यःसमालिंग्यपरस्परम् ॥१॥ ताश्चसर्वाःसमालोक्यक्रमेणोचुस्तदेश्वरम् ॥ कंपिताःसाश्रुनेत्राश्चशोकेनचभयेनच॥२॥सरस्वत्युवाच॥ विशापंदेहिहेनाथदुष्टमाजन्मशोचनम्॥सत्स्वामिनापरित्यक्ताःकुतोजीवंतिताःस्त्रियः ॥ ३ ॥

न्मुक्त है ॥ ६७ ॥ और जिसकी स्त्री दुश्चरित्रा है इस लोकमे सर्वान्तःकरणके सहित उसको केवल दुःखही भोगना पडता है,अधिक क्या ? उसको जीवन्मृत कहनेसे भी अत्युक्ति नहीं होती ॥ ६८ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ ॥ नारायणने कहा हे वत्स नारद ! जब जगन्नाथ श्रीकृष्ण इसप्रकार कहकर मौन ( चुप ) हुए,तब लक्ष्मी सरस्वती और गंगा परस्परको आलिंगन करके अत्यन्त रुदन करनेलगीं ॥ १ ॥ अनन्तर वह सब जगदीश्वर श्रीकृष्णकी ओर देखकर कंपितगात्र हो शोक और भयसे आँसू बहाती हुई क्रमानुसार उनसे अपने मनका भाव कहने लगीं ॥ २ ॥ प्रथम तो सरस्वतीने कहा हे नाथ ! हमारे इस आजन्म पर्यन्त क्लेशप्रद अतिकठोर शापके छूटनेका क्या उपाय है ? अबलागण क्या कभी अनुकूलपतिके त्यागनेपर जीवन धारण करसकतीं है ॥ ३ ॥

जाकर अंशसे अवतीर्ण होओ ॥५२ ॥ दोनो सपत्नीके सहित कलहका फल भोगो. हे भद्रे ! तुम स्वयं पूर्णरूपसे ब्रह्मसदनमें जाकर ब्रह्माकी पत्नी होओ५३॥ गंगाभी पूर्णरूपसे शिवके समीप जाय और पद्मा मेरेही निकट रहे पद्मा अत्यन्त शान्तप्रकृति क्रोधरहित मद्भक्तिपरायण और सत्त्वगुणावलम्बिनी है ॥५४ ॥ पद्माकी समान साध्वी सच्चरित्रा भाग्यवती और धर्मचारिणी अतिविरल है जो स्त्रियें पद्माके अंशसे जन्म ग्रहण करतीं है वह सब अतिशय धार्मिका और पति परायण होती हैं ॥ ५५ ॥ अधिक क्या ? शान्तस्वभाव और सुशीलकामिनियोंका सर्वत्र समान आदर होताहै क्या तीन भार्या क्या तीन भृत्य क्या तीन बांधव ॥ ५६ ॥ भिन्न स्वभावके तीन जन एकत्र बैठालना निषिद्ध है और वेदविरुद्ध है, क्योंकि तीन जन कभी एकस्वभावके नहीं होसकते अतएव भिन्न प्रकृति तीन जनोंका एकत्र वास कभी मंगलदायक नहीं है. जिस घरमें पुरुषकी समान स्त्रियोंका आधिपत्य प्रबल है और पुरुष स्त्रीके वशीभूत है ॥ ५७ ॥

कलहस्यफलंभुङ्क्ष्वसपत्नीभ्यांसहाऽच्युते ॥ स्वयंचब्रह्मसदनेब्रह्मणःकामिनीभव ॥ ५३ ॥ गंगायातुशिवस्थानमत्रपद्मैवतिष्ठतु ॥ शांताचक्रोधरहितामद्भक्तासत्त्वरूपिणी ॥ ५४ ॥ महासाध्वीमहाभागासुशीलाधर्मचारिणी ॥ यदंशकलयासर्वाधर्मिष्ठाश्चपतिव्रताः ॥ ५५ ॥ शांतरूपाः सुशीलाश्चप्रतिविश्वेषुपूजिताः ॥ तिस्रोभार्यास्त्रिशीलाश्चत्रयोभृत्याश्चबांधवाः ॥ ५६ ॥ ध्रुवंवेदविरुद्धाश्चनह्येतेमंगलप्रदाः ॥ स्त्रीपुंवच्चगृहेयेषांगृहिणांस्त्रीवशःपुमान् ॥ ५७ ॥ निष्फलंचजन्मतेषामशुभंचपदेपदे ॥ मुखेदुष्टायोनिदुष्टायस्यस्त्रीकलहप्रिया ॥ ५८ ॥ अरण्यंतेनगंतव्यंमहारण्यंगृहाद्वरम् ॥ जलानांचस्थलानांचफलानांप्राप्तिरेवच ॥ ५९ ॥ सततंसुलभातत्रनतेषांगृहएवच ॥ वरमग्नौस्थितिर्हिंस्रजंतूनांसन्निधौसुखम् ॥ ६० ॥ ततोऽपिदुःखंपुंसांचदुष्टस्त्रीसन्निधौध्रुवम् ॥ व्याधिज्वालाविषज्वालावरंपुंसांवरानने ॥ ६१ ॥ दुष्टस्त्रीणांमुखज्वालामरणादतिरिच्यते ॥ पुंसांचस्त्रीजितांचैवभस्मांतंशौचमध्रुवम् ॥ ६२ ॥

उनका जन्म निष्फल है और पद पदमें उनको अशुभ संघटित होते हैं जिसकी स्त्री मुखदुष्ट, योनिदुष्ट और कलहप्रिय है ॥ ५८ ॥ उसको निविडवनमें चला जानाही श्रेष्ठ है. क्योंकि ऐसे व्यक्तिके पक्षमें महावन घरकी अपेक्षा सुखका स्थान होता है वह मनुष्य घरमें पैर धोनेका जल बैठनेका स्थान भक्षणार्थ फल इत्यादि कुछ नहीं पाता ॥ ५९ ॥ किन्तु वनमें उसको किसी वस्तुका अभाव नहीं होता. दुष्टा स्त्रीके संग रहनेकी अपेक्षा हिंसक जंतुओं पासमें वा अग्निमें प्रवेश करना उत्तम है ॥ ६० ॥ परन्तु दुष्ट स्त्रीके समीप अवश्य घोर दुःख है. हे वरानने ! यद्यपि व्याधियंत्रण ( रोगजनित कष्ट ) वा विषकी ज्वाला सहन होसक्ती है ॥ ६१ ॥ किन्तु दुष्टा स्त्रीके वाक्यकी यंत्रणा नहीं सही जाती. अधिक क्या उसकी अपेक्षा मृत्युही श्रेष्ठ है जो स्त्रीके अत्यन्त

उसकोभी सरित्रूप धारण करके पापियोंके निवासस्थान मर्त्यलोकमें जाकर कलियुगमे उनके पापग्रहण करना होगा. यह सुनकर सरस्वतीनेभी शापदिया ४१॥ तुमभी पृथ्वीमे जाकर पापियोंका पाप ग्रहणकरो. हे वत्स नारद !इसीप्रकार कलह होही रहाथा कि इसी समय भगवान् आये ॥४२॥ चतुर्भुजमूर्ति सर्वज्ञ भगवान् हरि चतुर्भुज चार पार्षदोंके सहित वहां आनकर उपस्थितहुए और सरस्वतीको हाथ पकड हृदयसे लगाकर ॥ ४३ ॥ पुराना रहस्य कहनेलगे तब वह अपने अपने शापदान और कलहका कारण जानकर॥४४॥अत्यन्त दुःखित हुई इसीसमय भगवान् हरि समयोचित वचनद्वारा एकादिक्रमसे उनसे सब कहनेलगे भगवान् बोले हे लक्ष्मि!तुम अंशसे मर्त्यलोकमें धर्मध्वज राजाके घर॥४५॥अयोनिसंभवा कन्यारूपमे जन्म लोगी वहां भाग्यके दोषसे तुमको वृक्षत्व लाभकरना होगा ॥ ४६ ॥ वहां मेरे अंशसे उत्पन्न असुरेन्द्र शंखचूडनामक तुम्हारा पाणिग्रहण करेगा फिर तुम यहां आनकर जिस प्रकार मेरी पत्नी हैं उसी प्रकार

कलौतेषांचपापानिग्रहीष्यतिनसंशयः॥ इत्येवंवचनंश्रुत्वातांशशापसरस्वती ॥ ४१ ॥ त्वमेवयास्यतिमहींपापिपापंलभिष्यसि॥एतस्मिन्नंतरे तत्रभगवानाजगामह ॥ ४२ ॥ चतुर्भुजश्चतुर्भिश्चपार्षदैश्चचतुर्भुजैः ॥ सरस्वतींकरेधृत्वावासयामासवक्षसि ॥ ४३ ॥ बोधयामाससर्वज्ञःसर्वज्ञानंपुरातनम् ॥ श्रुत्वारहस्यंतासांचशापस्यकलहस्यच ॥ ४४ ॥ उवाचदुःखितास्ताश्चवाचंसामयिकींविभुः ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ लक्ष्मि त्वंकलयागच्छधर्मध्वजगृहंशुभे ॥ ४५ ॥ अयोनिसंभवाभूमौतस्यकन्याभविष्यसि ॥ तत्रैवदैवदोषेणवृक्षत्वंचलभिष्यसि ॥ ४६ ॥ मदंशस्याऽसुरस्यैवशंखचूडस्यकामिनी ॥भूत्वापश्चाच्चमत्पत्नीभविष्यसिनसंशयः ॥ ४७ ॥ त्रैलोक्यपावनीनाम्नातुलसीतिचभारते ॥ कलयाचसरिद्भावंशीघ्रंगच्छवरानने ॥ ४८ ॥ भारतंभारतीशापान्नाम्नापद्मावतीभव ॥ गंगेयास्यसिपश्चात्त्वमंशेनविश्वपावनी ॥ ४९ ॥ भारतंभारतीशापात्पापदाहायपापिनाम् ॥ भगीरथस्यतपसातेननीतासुकल्पिते ॥ ५० ॥ नाम्नाभागीरथीपूताभविष्यसिमहीतले ॥ मदंशस्यसमुद्रस्यजायाजायेर्ममाज्ञया ॥ ५१ ॥मत्कलांशस्यभूपस्यशंतनोश्चसुरेश्वरि ॥ गंगाशापेनकलयाभारतंगच्छभारति ॥ ५२ ॥

रहोगी इसमें सन्देह नहीं ॥४७॥ भारतमे जाकर तुम त्रैलोक्यपाविनी तुलसीनामसे विख्यात होगी. हे वरानने ! शीघ्र भारतमें जाय अंशके द्वारा सरित्रूपसे ॥ ४८ ॥ अवतीर्ण होकर पद्मावती नामसे विख्यात होओ हे गंगे ! तुमको भी सरस्वतीके शापसे मेरे अंशसे ॥ ४९ ॥ भारतमें भारतवासियोंके पाप दूर करनेको विश्वपाविनी सरित्रूपसे अवतीर्ण होना पडेगा भगीरथके तपसे अनेक आराधना करके तुमको लेजानेसे ॥ ५० ॥तुम भूलोकमे पूततमा भागीरथी नामसे विख्यात होगी वहां मेरे अंशसम्भूत समुद्र ॥ ५१ ॥ और मेरे अंशसे उत्पन्न राजा शन्तनु तुम्हारे पति होंगे. हे भारती ! गंगाके शापसे तुमभी भारतमें

वही जताती है ? ॥ २९ ॥ तू बडी पतिसोहागिनी हुई हैं, आज तेरा दर्प चूर्ण करूंगी । आज देखतीहूं तेरे हरि मेरा क्या करेंगे ? ॥ ३० ॥ यह कहतेही जब सरस्वती गंगाके केशाकर्षण करने अर्थात् बाल खेचनेमे उद्यत हुई, तब लक्ष्मीने दोनोंको मध्यवर्तिनी होकर निवारण किया ॥ ३१ ॥ वाणी (सरस्वती) गंगाके बाधा देनेसे इतनी प्रवल होगई कि तिसकाल उसको कुछभी हिताहितका विचार नहीं रहा, बरन उसने क्रोधसे अधीर हो उसको यह कहकर शाप दिया कि हे पद्मे ! तुमने जब गंगाके अन्यान्य आचरण वा पक्षपात वशसे कुछ बात न कहकर वृक्ष तथा सारित्की समान जड भावसे स्थित रही तो मैं कहती हूं कि शीघ्र तुमको वृक्ष और सरित्स्वरूप धारण करना होगा इसमें सन्देह नहीं ॥ ३२ ॥ ३३ ॥ लक्ष्मीने सरस्वतीकी बात सुनकर कुछभी क्रोध नहीं किया केवल दुःखित हो सरस्वतीका हाथ पकडकर निस्तब्धभावसे अवस्थान करनेलगी ॥ ३४ ॥ इस समय गंगाकेभी कोपसे वारंवार ओष्ठाधर कांपनेलगे फिर लाल

मानचूर्णंकरिष्यामितवाऽद्यहरिसन्निधौ॥किंकरिष्यतितेकान्तोममैवंकांतवल्लभे॥३०॥इत्येवमुक्त्वागंगायाःकेशंग्रहीतुमुद्यता ॥ वारयामासतां पद्मामध्यदेशंसमाश्रिता॥३१॥शशापवाणीतांपद्मांमहाबलवतीसती॥वृक्षरूपासारिद्रूपाभविष्यसिनसंशयः॥३२॥ विपरीतंततोदृष्ट्वाकिंचिन्नोवकुमर्हसि॥संतिष्ठतिसभामध्येयथावृक्षोयथासरित्॥३३॥शापंश्रुत्वातुसादेवीनशशापचुकोपह॥तत्रैवदुःखितातस्थौवाणींधृत्वाकरेणच॥३४॥ अत्युन्नतांतुतांदृष्ट्वाकोपप्रस्फुरिताधराम् ॥ उवाचगंगातांदेवींपद्मांचारक्तलोचनाम् ॥ ३५ ॥ श्रीगंगोवाच ॥ त्वमुत्सृजमहोग्रांचपद्मेकिंमेकारिष्यति॥दुःशीलामुखरानष्टानित्यंवाचालरूपिणी ॥ ३६ ॥ वागधिष्ठात्रीदेवीयंसततंकलहप्रिया ॥ यावतीयोग्यताचास्यायावतीशक्तिरेवच ॥३७॥तथाकरोतुवादंचमयासार्धंचदुर्मुखी ॥ स्वबलंयन्ममबलंविज्ञापयितुमिच्छति ॥ ३८ ॥ जानंतुसर्वेह्युभयोःप्रभावंविक्रमंसति॥ इत्येवमुक्त्वासादेवीवाण्यैशापंददाविति ॥ ३९ ॥ सरित्स्वरूपाभवतुसायात्वांचशशापह ॥ अधोमर्त्यंसाप्रयातुसंतियत्रैवपापिनः ॥ ४० ॥

लाल नेत्र कर सरस्वतीको क्रोधमें अत्यन्त उन्मत्त देख लक्ष्मीसे कहा ॥ ३५ ॥ गंगा बोली हे पद्मे ! तुम इस दुष्ट स्वभावा मुखराको छोडदो, यह दुःशीला वाचाल हमारा क्या करेगी ? ॥ ३६ ॥ यह वाक्यकी अधिष्ठात्री होनेसे केवल सदा कलहही करती है उस दुर्मुखीका जितना प्रभाव है जितनी शक्ति है॥ ३७॥ मेरे संग विवाद करके देखले वह अपना बल कितना और मेरा बल कितना है ? यह जाननेकी इच्छा करती है ॥ ३८ ॥ अतएव उपेक्षाको छोड हम दोनोका पराक्रम और प्रभाव सब देखो. इसप्रकार कहकर गंगाने सरस्वतीको शाप देनेमे उद्यत हो लक्ष्मीसे कहा ॥ ३९ ॥ हे सखि पद्मे ! उसने जब तुमको सरिद्रूपिणी होनेका शाप दिया तब मैभी कहती हूं कि, जहां पापी है वहां मृत्युलोक जो नीचे है वहां गमन करै ॥ ४० ॥

हो उत्सुक चित्तसे वारंवार नारायणके प्रति कटाक्षविक्षेप करनेलगी॥ १८॥ प्रभु नारायणभी यह देखकर चकितकी समान गंगाकी ओर दृष्टिपात करके कुछके हँसे
यह देखकर लक्ष्मीजीने तो कुछ अपराध नहीं माना किन्तु सरस्वती महाक्रोधित होगईं॥ १९॥ यद्यपि सत्त्वगुणयुक्त लक्ष्मीजीने हास्यमुख हो उन क्रुद्ध सरस्वतीको
अनेक प्रकारसे समझाया किन्तु तो भी किसीप्रकार शान्त न हुईं ॥ २०॥ बरन क्रोधसे उनके वदनमण्डलने लोहितराग धारण किया दोनो नेत्र रक्तवर्ण होगये
वह क्रोधके वश हो कांपने लगीं उनके ओष्ठ बराबर प्रस्फुरित होनेलगे तब भर्तासे कहने लगीं ॥ २१ ॥ जो स्वामी सज्जन धार्मिक और गुणवान् है वह सब
भार्याओंकोही समान नेत्रोंसे देखते हैं किन्तु धूर्तोंके पक्षमें इसके विपरीत है ॥ २२ ॥ हे गदाधर ! गंगाके प्रतिही आपका प्रणय पक्षपात है लक्ष्मीके प्रतिभी
उससे न्यून नहीं है केवल मैंही उससे वंचित हूं ॥ २३ ॥ इसीकारण गंगा और लक्ष्मीमें परस्पर प्रणय है, क्योंकि आपभी लक्ष्मीका प्यार करते हैं अतएव
विभुर्जहासतद्वक्त्रंनिरीक्ष्यचक्षणंतदा ॥ क्षमांचकारतद्दृष्ट्वालक्ष्मीर्नैवसरस्वती ॥ १९ ॥ बोधयामासपद्मातांसत्त्वरूपाचसस्मिता॥ क्रोधाविष्टा
चसावाणीनचशांताबभूवह॥ २०॥ उवाचवाणीभर्तारंरक्तास्यारक्तलोचना ॥ कंपिताकामवेगेनशश्वत्प्रस्फुरिताधरा॥ २१॥ सरस्वत्युवाच॥ सर्वत्र
समताबुद्धिःसद्भर्तुःकामिनींप्रति॥ धर्मिष्ठस्यवरिष्ठस्यविपरीताखलस्यच ॥ २२ ॥ ज्ञातंसौभाग्यमधिकंगंगायांतेगदाधर ॥ कमलायांचतत्तुल्यं
नचकिंचिन्मयिप्रभो॥ २३ ॥ गंगायाःपद्मयासार्धंप्रीतिश्चाऽस्तिसुसंमता ॥ क्षमांचकारतेनेदंविपरीतंहरिप्रिया॥ २४॥ किंजीवनेनमेऽत्रैवदुर्भगाया
श्चसांप्रतम्॥ निष्फलंजीवनंतस्यायापत्युःप्रेमवंचिता॥ २५॥ त्वांसर्वेसत्त्वरूपंचयेवदंतिमनीषिणः॥ तेचमूर्खानवेदज्ञानजानंतिमतिंतव ॥ २६ ॥
सरस्वतीवचःश्रुत्वादृष्ट्वातांकोपसंयुताम् ॥ सनसाचसमालोच्यसजगामबहिःसभाम् ॥ २७ ॥ गतेनारायणेगंगामुवाचनिर्भयंरुपा ॥ वागधि
ष्ठातृदेवीसावाक्यंश्रवणदुष्करम् ॥ २८ ॥ हेनिर्लज्जेहेसकामेस्वामिगर्वंकरोषिकिम् ॥ अधिकंस्वामिसौभाग्यंविज्ञापयितुमिच्छसि ॥ २९ ॥
लक्ष्मी यह विपरीताचरण क्यों न सहै ?॥ २४॥ मैं हतभाग्य हूं मेरे जीवनसे क्या प्रयोजन है कारण कि जो स्त्री पतिके प्रेमसे वंचित है उसका जीवन बिडम्बनामात्र
है ॥ २५ ॥ जो मनीषिगण आपको सत्त्वगुणका अधिष्ठाता कहकर निर्देश करते हैं वह कभी पण्डितपदवाच्य होनेके योग्य नहीं हैं वह नितान्त मूर्ख हैं, उनको
कुछभी वेदज्ञान नहीं है वह आपकी मनोवृत्ति जाननेमें एकान्त असमर्थ हैं ॥ २६ ॥ हे वत्स नारद ! नारायण सरस्वतीके वचन सुन और उनको अत्यन्त
कोपयुक्त जान क्षणकाल चिन्ताके पीछे अन्तःपुरसे बाहर गये ॥ २७ ॥ इसओर वागीश्वरी सरस्वती नारायणके जानेसे निर्भयचित्त हो क्रोधमें भर असहनीय
कटुवचनोंके द्वारा गंगासे कहनेलगी ॥ २८ ॥ रे निर्लज्जे ! कामातुरे ! तू स्वामीके सौभाग्यका गर्व करती है. स्वामी तेरे प्रति अत्यन्त प्रणय प्रकाश करतेहैं.

एकवार मस्तक मुण्डन करके सरस्वतीके तटपर वास करके जो पुरुष प्रतिदिन उसमें स्नान करता है उसको फिर गर्भकी यन्त्रणा भोगनी नहीं होती ॥ ९ ॥ हे वत्स नारद ! यह तो मैंने भारतके असीमगुणोंमें सुखप्रद कामप्रद और सारभूत कुछेक वर्णन किया, अब और क्या सुननेकी इच्छा है ? सो कहो ॥ १०॥ सूतजीने कहा हे शौनक ! मुनिवर नारदने नारायणके मुखसे इसप्रकार सुनकर सन्देह दूर होनेकेलिये फिर उसी समय जो प्रश्न पूछा था, सो कहता हूं सुनो ॥ ११ ॥ नारदजी बोले हे प्रभो ! सरस्वती देवी गंगाके संग कलह करके उनके शापसे किसप्रकार स्वीय अंशद्वारा भारतमे पुण्यप्रद संवित् रूपसे अवतीर्ण हुई ॥ १२ ॥ यह श्रुतिसार वृत्तान्त सुननेके लिये मेरा चित्त अत्यन्त उत्सुक हुआ है आपका वचनामृत मान करके किसी प्रकारभी मुझको तृप्ति नहीं हो

नित्यंसरस्वतीतोयेयःस्नायान्मुंडयन्नरः ॥ नगर्भवासंकुरुतेपुनरेवसमानवः ॥ ९ ॥ इत्येवंकथितंकिंचिद्भारतेगुणकीर्तनम् ॥ सुखदंकामदंसारंभूयःकिंश्रोतुमिच्छसि ॥ १० ॥ सूतउवाच ॥ नारायणवचःश्रुत्वानारदोमुनिसत्तमः ॥ पुनःपप्रच्छसंदेहमिमंशौनकसत्वरम् ॥ ११ ॥ नारदउवाच ॥ कथंसरस्वतीदेवीगंगाशापेनभारते ॥ कलयाकलहेनैवबभूवपुण्यदासरित् ॥ १२ ॥ श्रवणेश्रुतिसाराणांवर्धतेकौतुकंमम ॥ कथामृतेनमेतृप्तिःकेनश्रेयसितृप्यते ॥ १३॥ कथंशशापसागंगापूजितांतांसरस्वतीम्॥सातुसत्त्वस्वरूपायापुण्यदाशुभदासदा ॥१४॥ तेजस्विनोर्द्वयोर्वादकारणंश्रुतिसुंदरम्॥सुदुर्लभंपुराणेषुतन्मेव्याख्यातुमर्हसि॥१५॥श्रीनारायणउवाच॥ शृणुनारदवक्ष्यामिकथामेतांपुरातनीम् ॥ यस्याःश्रवणमात्रेणसर्वपापात्प्रमुच्यते ॥ १६ ॥ लक्ष्मीःसरस्वतीगंगातिस्रोभार्याहरेरपि ॥ प्रेम्णासमास्तास्तिष्ठंतिसततंहरिसन्निधौ ॥ १७ ॥ चकारसैकदागंगाविष्णोर्मुखनिरीक्षणम् ॥ सस्मिताचसकामाचसकटाक्षंपुनःपुनः ॥ १८ ॥

ती फलतः श्रेयोलाभमें किसका चित्त चरितार्थता लाभ करसकता है ? ॥ १३॥ सरस्वती सामान्य नारी नहीं हैं, त्रैलोक्यमे सभी उनकी पूजा करते है और गंगाभी सत्त्वगुणप्रधान हैं अतएव उन्होने सर्वदा सबको पुण्य और शुभदात्री होकर सरस्वतीको किसलिये शाप दिया ॥ १४ ॥ दोनोंही तेजस्विनी थीं अतएव बलवत् दोनों पक्षके विवादका कारण सुननेसे कानोंमें अमृतधारा वर्षण करता है. विशेष कर पुराणमें यह सब वृत्तान्त अत्यन्त दुर्लभ है अतएव आप कृपा करके मुझसे वर्णन कीजिये ॥ १५ ॥ नारायणने कहा हे वत्स नारद ! जिस कथाके सुननेसे सम्पूर्ण पाप दूर होते है वही पुरातन कथा वर्णन करता हूं सुनो ॥ १६ ॥ लक्ष्मी सरस्वती और गंगा यह तीनों नारायणके निकट समान प्रेमसे वास करती हैं ॥ १७ ॥ इनमें गंगा एक दिन हास्यवदन

इजम ही सुपण्डित मेधावी और सुकवि ... समान बुद्धिशक्तिसंपन्न हो सक्ते हैं. यदि महामूर्ख मनुष्य भी एक वर्षतक यह वाणीस्तवपाठ करता है ॥ ३२ ॥ तो पण्डित नारायणने कहा हे वत्स नारद । सरस्वती सदाही वैकुण्ठमे नारायणके निकट वास करती हैं. एक दिन गंगाके सहित कलह उपस्थित होनेपर उनके शापके कारण अंशद्वारा सरितरूपसे भारतमें अवतीर्ण हुई ॥ १ ॥ यह भारतमे अतिपावनी पुण्यरूपा और पवित्र तीर्थस्वरूपिणी हैं पुण्यवान् मनुष्य इनके तटमें वास करके निरन्तर इनकी सेवा करते है ॥ २ ॥ यह तपस्वियोकी तपस्या और तपका फलस्वरूप है जो पापस्वरूप काष्ठराशिको आहरण करता है, यह प्रज्वलित हुताशनरूप धारण करके उसकी उस पापरूप काष्ठराशिको भस्म करती है ॥ ३ ॥ भारतमें जो ज्ञान सहित सरस्वतीके जलमें कलेवर त्याग करते हैं, वह सदा

सकवींद्रोमहावाग्मीबृहस्पतिसमोभवेत्॥ महामूर्खश्चदुर्बुद्धिर्वर्षमेकंयदापठेत् ॥३२॥ सपंडितश्चमेधावीसुकवींद्रोभवेद्ध्रुवम् ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेपंचमोऽध्यायः॥५॥श्रीनारायणउवाच ॥ सरस्वतीतुवैकुंठेस्वयंनारायणांतिके ॥ गंगाशापनकलहात्कलया भारतेसरित् ॥ १ ॥ पुण्यदापुण्यरूपाचपुण्यतीर्थस्वरूपिणी ॥ पुण्यवद्भिर्निषेव्याचस्थितिःपुण्यवतांमुने ॥ २ ॥ तपस्विनांतपोरूपातपसःफलरूपिणी ॥ कृतपापेध्मदाहायज्वलदग्निस्वरूपिणी॥३॥ज्ञानात्सरस्वतीतोयेमृतायेमानवाभुवि ॥ तेषांस्थितिश्चवैकुंठेसुचिरंहरिसंसदि ॥ ४ ॥ भारतेकृतपापश्चस्नात्वातत्रचलीलया ॥ मुच्यतेसर्वपापेभ्योविष्णुलोकेवसेच्चिरम् ॥ ५ ॥ चातुर्मास्यांपौर्णमास्यामक्षयायांदिनक्षये ॥ व्यतीपातेचग्रहणेऽन्यस्मिन्पुण्यदिनेऽपिच ॥ ६ ॥ अनुषंगेणयःस्नातोहेतुनाश्रद्धयाऽपिवा ॥ सारूप्यंलभते नूनंवैकुंठेसद्धरेरपि ॥ ७ ॥ सरस्वतीमनुंतत्रमासमेकंचयोजपेत् ॥ महामूर्खःकवींद्रश्चसभवेन्नाऽत्रसंशयः ॥ ८ ॥

वैकुण्ठके मध्य हरिकी सभामें वास करसकते हैं ॥ ४ ॥ भारतमें जो पापाचरण करके सरस्वतीके जलमें स्नान करते हैं, वह लीलापूर्वकही अपने किये सब पापों से छूटकर दीर्घकालतक विष्णुलोकमें वास करते हैं ॥ ५ ॥ क्या चातुर्मास्यका समय, क्या पूर्णिमा, क्या अक्षया, क्या दिनक्षयसमय, क्या व्यतीपात योग क्या ग्रहणकाल, क्या अन्य पुण्यदिन ॥ ६ ॥ वा आनुषंगिक जिस किसी कारणसे हो अधिक क्या अश्रद्धापूर्वक होनेपर भी सरस्वतीके जलमें केवल एकबार स्नान करनेसे वैकुण्ठधाममें जाकर श्रीहरिकी सरूपता लाभ करनेमें समर्थ होते हैं ॥ ७ ॥ एक मासतक सरस्वतीके तटपर वास करके सरस्वतीका मन्त्र जपनेसे महामूर्ख पुरुष भी कवीन्द्रपदमें प्रतिष्ठित होसकता है इसमें सन्देह नहीं है ॥ ८ ॥

ॐ वागधिष्ठात्र्यै देव्यै स्वाहा मेरे सर्वांगकी सदा रक्षा करै ॥ ७९॥ ॐ सर्वकण्ठवासिन्यै स्वाहा मेरे पूर्वदिक् ॐ सर्वजिह्वाग्रवासिन्यै स्वाहा मेरे अग्निकोण॥ ८०॥ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क्लीं सरस्वत्यै बुधजनन्यै स्वाहा मेरे दक्षिणदिक् ॥ ८१ ॥ ऐं ह्रीं श्रीं यह त्र्यक्षरमन्त्र मेरे नैर्ऋतकोण ॐ ऐं जिह्वाग्रवासिन्यै स्वाहा मेरे पश्चिमदिक् ॥ ८२ ॥ ॐ सर्वाम्बिकायै स्वाहा मेरे वायुकोण ॐ ऐं श्रीं क्लीं गद्यवासिन्यै स्वाहा मेरे उत्तरदिक्॥ ८३ ॥ ऐं सर्वशास्त्रवासिन्यै स्वाहा मेरे ईशानकोण ॐ ह्रीं सर्वपूजितायै स्वाहा मेरे ऊर्ध्वभाग ॥ ८४ ॥ ह्रीं पुस्तकवासिन्यै स्वाहा मेरे अधोभाग और ॐ ग्रन्थबीजस्वरूपायै स्वाहा मेरे समस्त दिक्की रक्षा करै॥ ८५॥ हे वत्स नारद ! यह मन्त्रशरीर ब्रह्मस्वरूप विश्वजय नामक कवच तुमसे कहा ॥ ८६ ॥ पूर्व कालके समय मैंने यह कवच गन्धमादनपर्वतमे धर्मदेवके मुखसे

ॐसर्वकंठवासिन्यैस्वाहाप्राच्यांसदाऽवतु ॥ ॐसर्वजिह्वाग्रवासिन्यैस्वाहाऽग्निदिशिरक्षतु ॥ ८० ॥ ॐऐंह्रींक्लींसरस्वत्यैबुधजनन्यैस्वाहा ॥ सततंमंत्रराजोऽयंदक्षिणेमांसदाऽवतु ॥ ८१ ॥ ऐंह्रींश्रींत्र्यक्षरोमंत्रोनैर्ऋत्यांसर्वदाऽवतु ॥ ॐऐंजिह्वाग्रवासिन्यैस्वाहामांवारुणेऽवतु ॥८२ ॥ ॐसर्वाम्बिकायैस्वाहावायव्येमांसदाऽवतु ॥ ॐऐंश्रींक्लींगद्यवासिन्यैस्वाहामामुत्तरेऽवतु ॥८३॥ ऐंसर्वशास्त्रवासिन्यैस्वाहैशान्यांसदाऽवतु ॥ ॐह्रींसर्वपूजितायैस्वाहाचोर्ध्वंसदाऽवतु ॥८४॥ ह्रींपुस्तकवासिन्यैस्वाहाऽधोमांसदाऽवतु॥ॐग्रंथबीजस्वरूपायैस्वाहामांसर्वतोऽवतु॥८५॥ इतितेकथितंविप्रब्रह्ममंत्रौघविग्रहम् ॥ इदंविश्वजयंनामकवचंब्रह्मरूपकम् ॥ ८६॥ पुराश्रुतंधर्मवक्त्रात्पर्वतेगंधमादने॥तवस्नेहान्मयाख्यातंप्रवक्तव्यंनकस्यचित्॥८७॥गुरुमभ्यर्च्यविधिवद्वस्त्रालंकारचंदनैः॥प्रणम्यदंडवद्भूमौकवचंधारयेत्सुधीः ॥८८॥ पंचलक्षजपेनैवसिद्धंतुकवचंभवेत्॥ यदिस्यात्सिद्धकवचोबृहस्पतिसमोभवेत्॥८९॥महावाग्मीकवींद्रश्चत्रैलोक्यविजयीभवेत् ॥ शक्नोतिसर्वंजेतुंचकवचस्यप्रसादतः॥९०॥ इदंचकण्वशाखोक्तकवचंकथितंमुने॥स्तोत्रपूजाविधानंचध्यानंचवंदनंशृणु॥९१॥इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेचतुर्थोऽध्यायः ॥४॥

सुना था अब अतिशय स्नेह होनेके कारण तुमसे कहा किन्तु यह कवच कभी किसीके निकट न कहना ॥ ८७ ॥ वस्त्र अलंकार और चन्दनद्वारा यथाविधि गुरुदेवकी अर्चना करके गुरुदेवके चरणोंमें दण्डवत् प्रणामपूर्वक यह कवच धारण करै ॥ ८८ ॥ फिर लक्षवार जप करनेसे कवच सिद्ध होता है, कवचधारी पुरुष कवचके सिद्ध होनेसेही बृहस्पतिके समान बुद्धिमान् ॥ ८९ ॥ वाग्मी कवीन्द्र और त्रैलोक्यविजयी होता है. अधिक क्या इस कवचके प्रभावसे संपूर्ण जय करनेमें समर्थ होता है ॥ ९० ॥हे मुने ! मैंने तुमसे यह कण्वशाखोक्त कवचका विषय कहा, और पूजाविधि ध्यान और वन्दनादिका विषय वर्णन करताहूं सुनो ॥ ९१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

वह सुकवि वाग्मी और बृहस्पतिकी समान बुद्धिशक्तिसंपन्न हो सक्ते हैं. यदि महामूर्ख मनुष्य भी एक वर्षतक यह वाणीस्तवपाठ करता है ॥ ३२ ॥ तो वह सहजमेही सुपण्डित मेधावी और सुकवि होनेमे समर्थ होता है ॥ ३३ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां पञ्चमोऽध्यायः ॥५॥ ॥ ॥ नारायणने कहा हे वत्स नारद ! सरस्वती सदाही वैकुण्ठमे नारायणके निकट वास करती हैं. एक दिन गंगाके सहित कलह उपस्थित होनेपर उनके शापके कारण अंशद्वारा सरितरूपसे भारतमें अवतीर्ण हुई ॥ १ ॥ यह भारतमे अतिपावनी पुण्यरूपा और पवित्र तीर्थस्वरूपिणी हैं पुण्यवान् मनुष्य इनके तटमें वास करके निरन्तर इनकी सेवा करते है ॥ २ ॥ यह तपस्वियोंकी तपस्या और तपका फलस्वरूप है जो पापस्वरूप काष्ठराशिको आहरण करता है, यह प्रज्वलित हुताशनरूप धारण करके उसकी उस पापरूप काष्ठराशिको भस्म करती है ॥ ३ ॥ भारतमें जो ज्ञान सहित सरस्वतीके जलमे कलेवर त्याग करते हैं,वह सदा

सकवींद्रोमहावाग्मीबृहस्पतिसमोभवेत्॥ महामूर्खश्चदुर्बुद्धिर्वर्षमेकंयदापठेत् ॥३२॥ सपंडितश्चमेधावीसुकवींद्रोभवेद्ध्रुवम् ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेपंचमोऽध्यायः॥५॥श्रीनारायणउवाच ॥ सरस्वतीतुवैकुंठेस्वयंनारायणांतिके ॥ गंगाशापेनकलहात्कलयाभारतेसरित् ॥ १ ॥ पुण्यदापुण्यरूपाचपुण्यतीर्थस्वरूपिणी ॥ पुण्यवद्भिर्निषेव्याचस्थितिःपुण्यवतांमुने ॥ २ ॥ तपस्विनांतपोरूपातपसःफलरूपिणी ॥ कृतपापेध्मदाहायज्वलदग्निस्वरूपिणी॥ ३॥ज्ञानात्सरस्वतीतोयेमृतायेमानवाभुवि ॥ तेषांस्थितिश्चवैकुंठेसुचिरंहरिसंसदि ॥ ४ ॥ भारतेकृतपापश्चस्नात्वातत्रचलीलया ॥ मुच्यतेसर्वपापेभ्योविष्णुलोकेवसेच्चिरम् ॥ ५ ॥ चातुर्मास्यांपौर्णमास्यामक्षयायांदिनक्षये ॥ व्यतीपातेचग्रहणेऽन्यस्मिन्पुण्यदिनेऽपिच ॥ ६ ॥ अनुषंगेणयःस्नातोहेतुनाश्रद्धयाऽपिवा ॥ सारूप्यंलभते नूनंवैकुंठेसहरेरपि ॥ ७ ॥ सरस्वतीमनुंतत्रमासमेकंचयोजपेत् ॥ महामूर्खःकवींद्रश्चसभवेन्नाऽत्रसंशयः ॥ ८ ॥

वैकुण्ठके मध्य हरिकी सभामे वास करसकते है ॥ ४ ॥ भारतमे जो पापाचरण करके सरस्वतीके जलमें स्नान करते हैं, वह लीलापूर्वकही अपने किये सब पापोंसे छूटकर दीर्घकालतक विष्णुलोकमें वास करते है ॥ ५ ॥ क्या चातुर्मास्यका समय, क्या पूर्णिमा, क्या अक्षया, क्या दिनक्षयसमय, क्या व्यतीपात योग क्या ग्रहणकाल,क्या अन्य पुण्यदिन ॥ ६ ॥ वा आनुषंगिक जिस किसी कारणसे हो अधिक क्या अश्रद्धापूर्वक होनेपर भी सरस्वतीके जलमें केवल एकवार स्नान करनेसे वैकुण्ठधाममे जाकर श्रीहरिकी सरूपता लाभ करनेमे समर्थ होते हैं ॥ ७ ॥ एक मासतक सरस्वतीके तटपर वास करके सरस्वतीका मन्त्र जपनेसे महामूर्ख पुरुष भी कवीन्द्रपदमें प्रतिष्ठित होसकता है इसमें सन्देह नहीं है ॥ ८ ॥

ॐ वागधिष्ठात्र्यै देव्यै स्वाहा मेरे सर्वांगकी सदा रक्षा करै ॥ ७९ ॥ ॐ सर्वकण्ठवासिन्यै स्वाहा मेरे पूर्वदिक् ॐ सर्वजिह्वाग्रवासिन्यै स्वाहा मेरे अग्निकोण ॥ ८० ॥ ॐ ऐं ह्रीं श्रीं क्लीं सरस्वत्यै बुधजनन्यै स्वाहा मेरे दक्षिणदिक् ॥ ८१ ॥ ऐं ह्रीं श्रीं यह त्र्यक्षरमन्त्र मेरे नैर्ऋतकोण ॐ ऐं जिह्वाग्रवासिन्यै स्वाहा मेरे पश्चिमदिक् ॥ ८२ ॥ ॐ सर्वाम्बिकायै स्वाहा मेरे वायुकोण ॐ ऐं श्रीं क्लीं गद्यवासिन्यै स्वाहा मेरे उत्तरदिक् ॥ ८३ ॥ ऐं सर्वशास्त्रवासिन्यै स्वाहा मेरे ईशानकोण ॐ ह्रीं सर्वपूजितायै स्वाहा मेरे ऊर्ध्वभाग ॥ ८४ ॥ ह्रीं पुस्तकवासिन्यै स्वाहा मेरे अधोभाग और ॐ ग्रन्थबीजस्वरूपायै स्वाहा मेरे समस्त दिक्की रक्षा करै ॥ ८५ ॥ हे वत्स नारद ! यह मन्त्रशरीर ब्रह्मस्वरूप विश्वजय नामक कवच तुमसे कहा ॥ ८६ ॥ पूर्व कालके समय मैंने यह कवच गन्धमादनपर्वतमे धर्मदेवके मुखसे

ॐसर्वकंठवासिन्यैस्वाहाप्राच्यांसदाऽवतु ॥ ॐसर्वजिह्वाग्रवासिन्यैस्वाहाऽग्निदिशिरक्षतु ॥ ८० ॥ ॐऐंह्रींक्लींसरस्वत्यैबुधजनन्यैस्वाहा ॥ सततंमंत्रराजोऽयंदक्षिणेमांसदाऽवतु ॥ ८१ ॥ ऐंह्रींश्रींत्र्यक्षरोमंत्रोनैर्ऋत्यांसर्वदाऽवतु ॥ ॐऐंजिह्वाग्रवासिन्यैस्वाहामांवारुणेऽवतु ॥८२ ॥ ॐसर्वांबिकायैस्वाहावायव्येमांसदाऽवतु ॥ ॐऐंश्रींक्लींगद्यवासिन्यैस्वाहामामुत्तरेऽवतु ॥८३॥ ऐंसर्वशास्त्रवासिन्यैस्वाहैशान्यांसदाऽवतु ॥ ॐह्रींसर्वपूजितायैस्वाहाचोर्ध्वंसदाऽवतु ॥८४॥ ह्रींपुस्तकवासिन्यैस्वाहाऽधोमांसदाऽवतु॥ॐग्रंथबीजस्वरूपायैस्वाहामांसर्वतोऽवतु॥८५॥ इतितेकथितंविप्रब्रह्ममंत्रौघविग्रहम् ॥ इदंविश्वजयंनामकवचंब्रह्मरूपकम् ॥ ८६॥ पुराश्रुतंधर्मवक्त्रात्पर्वतेगंधमादने॥तवस्नेहान्मयाख्यातंप्रवक्तव्यंनकस्यचित्॥८७॥गुरुमभ्यर्च्यविधिवद्वस्त्रालंकारचंदनैः॥प्रणम्यदंडवद्भूमौकवचंधारयेत्सुधीः ॥८८॥ पंचलक्षजपेनैवसिद्धंतुकवचंभवेत्॥ यदिस्यात्सिद्धकवचोबृहस्पतिसमोभवेत्॥८९॥महावाग्मीकवीद्रश्चत्रैलोक्यविजयीभवेत् ॥ शक्नोतिसर्वंजेतुंचकवचस्यप्रसादतः॥९०॥ इदंचकण्वशाखोक्तंकवचंकथितंमुने॥स्तोत्रपूजाविधानंचध्यानंचवंदनंशृणु॥९१॥इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कंधेचतुर्थोऽध्यायः ॥४॥

सुना था अब अतिशय स्नेह होनेके कारण तुमसे कहा किन्तु यह कवच कभी किसीके निकट न कहना ॥ ८७ ॥ वस्त्र अलंकार और चन्दनद्वारा यथाविधि गुरुदेवकी अर्चना करके गुरुदेवके चरणोंमें दण्डवत् प्रणामपूर्वक यह कवच धारण करै ॥ ८८ ॥ फिर लक्षवार जप करनेसे कवच सिद्ध होता है, कवचधारी पुरुष कवचके सिद्ध होनेसेही बृहस्पतिके समान बुद्धिमान् ॥ ८९ ॥ वाग्मी कवीन्द्र और त्रैलोक्यविजयी होता है. अधिक क्या इस कवचके प्रभावसे संपूर्ण जय करनेमें समर्थ होता है ॥ ९० ॥ हे मुने ! मैंने तुमसे यह कण्वशाखोक्त कवचका विषय कहा, और पूजाविधि ध्यान और वन्दनादिका विषय वर्णन करताहूं सुनो ॥ ९१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कंधे भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

किये प्रश्नके विषयका सिद्धान्त स्थित करनेमें समर्थ हुए तब कृष्णांशोत्पन्न श्रीव्यासदेवजीने महर्षि वाल्मीकिजीके मुखसे पुराणसूत्रका विषय सुनकर तुम्हारी महिमा जानी ॥ २१ ॥ और फिर पुष्करतीर्थमें जाय शत वर्षपर्यन्त शान्तिदात्री स्वरूप तुम्हारी आराधनामें प्रवृत्त हुए इसके पीछे तुम्हारे प्रसन्न होकर उनको वर देनेसे वह कवीन्द्रपदवीमे आरूढ हुए ॥२२॥ फिर उन्होंने वेदविभाग और अठारह पुराणोंकी रचना करी जब महेन्द्रने सदाशिवसे तत्त्वज्ञानकी कथा पूंछी ॥ २३ ॥ तब सदाशिवने क्षणकाल तुम्हारी चिन्ता करके तत्त्वज्ञानका उपदेश प्रदान किया. फिर एक समय देवराजने सुरगुरु बृहस्पतिजीके निकट शब्दशास्त्र विषयक प्रश्न पूँछा ॥२४॥ तब उन्होंने उसके उत्तर देनेमे असमर्थ होकर पुष्कर तीर्थमे जाय देवपरिमाणसे हजारवर्षपर्यन्त तुम्हारी आराधना करके तुमसे वर पाया॥२५॥ फिर दिव्य सहस्र वर्षपर्यन्त महेन्द्रको शब्दशास्त्र और शब्दशास्त्रार्थ विषयक उपदेश प्रदान करनेमें समर्थ हुए. हे सुरेश्वरी ! जो मुनिगण शिष्यको

तांशिवांवेददध्यौचशतवर्षंचपुष्करे ॥ तदात्वत्तोवरंप्राप्यसत्कवींद्रोबभूवह ॥ २२ ॥ तदावेदविभागंचपुराणंचचकारसः ॥ यदामहेंद्रःप प्रच्छतत्त्वज्ञानंसदाशिवम् ॥ २३ ॥ क्षणंतामेवसंचिंत्यतस्मैज्ञानंददौविभुः ॥ पप्रच्छशब्दशास्त्रंचमहेंद्रश्चबृहस्पतिम् ॥ २४ ॥ दिव्यंवर्षसह स्रंचसत्वांदध्यौचपुष्करे ॥ तदात्वत्तोवरंप्राप्यदिव्यवर्षसहस्रकम् ॥ २५ ॥ उवाचशब्दशास्त्रंचतदर्थंचसुरेश्वरम् ॥ अध्यापिताश्चयेशिष्या यैरधीतंमुनीश्वरैः ॥ २६ ॥ तेचतांपरिसंचिंत्यप्रवर्ततेसुरेश्वरीम् ॥ त्वंसंस्तुतापूजिताचमुनीन्द्रैर्मनुमानवैः ॥ २७ ॥ दैत्येंद्रैश्चसुरैश्चाऽपिब्रह्म विष्णुशिवादिभिः ॥ जडीभूतःसहस्रास्यःपंचवक्त्रश्चतुर्मुखः ॥ २८ ॥ यांस्तोतुंकिमहंस्तौमितामेकास्येनमानवः ॥ इत्युक्त्वायाज्ञवल्क्यश्चभ क्तिनम्रात्मकंधरः ॥ २९ ॥ प्रणनामनिराहारोरुरोदचमुहुर्मुहुः ॥ज्योतीरूपामहामायातेनदृष्टाऽप्युवाचतम् ॥३०॥ सुकवींद्रोभवेत्युक्त्वावैकुं ठंचजगामह ॥ याज्ञवल्क्यकृतंवाणीस्तोत्रमेतत्तुयःपठेत् ॥ ३१ ॥

शिक्षा प्रदान करते हैं ॥ २६ ॥ जो स्वयं अध्ययनमे प्रवृत्त होते है वह कोई भी प्रथम तुम्हारा स्मरण विना किये अपने कार्यमे प्रवृत्त नहीं होसक्ते. कितनेही मुनीन्द्र कितने ही मनु ॥ २७ ॥ कितने ही दानव, कितने ही दैत्येन्द्र, कितने ही अमर,यही क्या ब्रह्मा विष्णु और महादेव पर्यन्त तुम्हारी पूजा और तुम्हारा ही स्तव करते है किन्तु विष्णु जब सहस्रमुखोंसे महादेव पांचमुखोंसे और ब्रह्मा चारमुखोंसे ॥२८॥ तुम्हारा स्तव करनेमे जडीभूत होते हैं तो फिर मै सामान्य मनुष्य एकमुखसे क्या स्तव करूं ? कृतोपवास महर्षि याज्ञवल्क्यने इसप्रकार कहकर भक्तिभावसे मस्तक झुकाय ॥२९॥ देवीको प्रणाम किया और क्षणक्षणमें रुदन करनेलगे इस समय फिर उन ज्योतिरूपा महामाया सरस्वतीसे नहीं रहागया उन्होने उनके समीप आनकर कहा ॥ ३० ॥ "हे वत्स! तुम सुकवीन्द्र होओ इसप्रकार वर दे वैकुण्ठधामको चली गई जो याज्ञवल्क्यकृत इस सरस्वतीस्तवका पाठ करते है ॥ ३१ ॥

कृष्णद्वैपायन वेदव्यासने इस कवचको धारण करके वेदविभाग और अठारह पुराणकी रचना की है ॥ ६८ ॥ शातातप, संवर्त्त, वसिष्ठ, पराशर और याज्ञवल्क्य सरस्वती कवचको धारण और पाठ करके ग्रंथकार हुए हैं ॥६९॥ ऋष्यशृंग, भरद्वाज, आस्तिक देवल, जैगीषव्य और ययाति इन सबने इसकेही बलसे सर्वत्र समान आदर लाभ किया है ॥७० ॥ हे द्विजवर !प्रजापति स्वयं इस कवचके ऋषि बृहती इसका छन्द और शारदा अम्बिका इसकी अधिष्ठात्री देवता है ॥७१॥क्या तत्वार्थज्ञान क्या प्रयोजन सिद्धि क्या समस्त कविता सर्वत्र इसका विनियोग होता है ॥७२॥ श्रीं ह्रीं सरस्वत्यै स्वाहा सम्यक् प्रकारसे मेरे शिरकी

धृत्वावेदविभागंचपुराणान्यखिलानिच ॥ चकारलीलामात्रेणकृष्णद्वैपायनःस्वयम् ॥६८॥ शातातपश्चसंवर्तोवसिष्ठश्चपराशरः ॥ यद्धृत्वापठनाद्ग्रंथंयाज्ञवल्क्यश्चकारसः ॥ ६९ ॥ ऋष्यशृंगोभरद्वाजश्चास्तिकोदेवलस्तथा ॥ जैगीषव्योययातिश्चधृत्वासर्वत्रपूजिताः॥ ७० ॥ कवचस्याऽस्यविप्रेंद्रऋषिरेवप्रजापतिः॥ स्वयंछंदश्चबृहतीदेवताशारदांबिका॥७१॥सर्वतत्त्वपरिज्ञानसर्वार्थसाधनेषुच॥ कवितासुचसर्वासुविनियोगःप्रकीर्तितः ॥७२॥श्रींह्रींसरस्वत्यैस्वाहाशिरोमेपातुसर्वतः ॥ श्रींवाग्देवतायैस्वाहाभालंमेसर्वदाऽवतु ॥ ७३ ॥ ॐह्रींसरस्वत्यैस्वाहेतिश्रोत्रेपातुनिरंतरम् ॥ ॐश्रींह्रींभगवत्यैसरस्वत्यैस्वाहानेत्रयुग्मंसदाऽवतु ॥ ७४ ॥ ऐंह्रींवाग्वादिन्यैस्वाहानासांमेसर्वदाऽवतु ॥ ह्रींविद्याधिष्ठातृदेव्यैस्वाहाचोष्ठंसदाऽवतु ॥ ७५ ॥ ॐश्रींह्रींब्राह्म्यैस्वाहेतिदंतपंक्तिसदाऽवतु ॥ ऐमित्येकाक्षरोमंत्रोममकंठंसदाऽवतु ॥ ७६ ॥ ॐश्रींह्रींपातुमेग्रीवांस्कंधौमेश्रींसदावतु ॥ ॐह्रींविद्याधिष्ठातृदेव्यैस्वाहावक्षःसदाऽवतु ॥ ७७॥ ॐह्रींविद्याधिस्वरूपायैस्वाहामेपातुनाभिकाम् ॥ ॐह्रींक्लींवाण्यैस्वाहेतिममहस्तौसदाऽवतु ॥ ७८ ॥ ॐसर्ववर्णात्मिकायैपादयुग्मंसदाऽवतु ॥ ॐवागधिष्ठातृदेव्यैस्वाहासर्वंसदाऽवतु ॥ ७९ ॥

रक्षा करो श्रीं वाग्देवतायै स्वाहा मेरे कपालकी ॥ ७३ ॥ ओं ह्रीं सरस्वत्यै स्वाहा सर्वदा मेरे दोनों कर्णकी ओं श्रीं ह्रीं भगवत्यै सरस्वत्यै स्वाहा सर्वदा मेरे दोनों नेत्र ॥ ७४ ॥ ऐ ह्रीं वाग्वादिन्यै स्वाहा सर्वदा मेरी नासिकाकी ॐ ह्रीं विद्याधिष्ठात्र्यै देव्यै स्वाहा सदा मेरे ओष्ठकी ॥७५ ॥ ॐ श्रीं ह्रीं ब्राह्म्यै स्वाहा मेरी दन्तपंक्ति ऐं यह एकाक्षरमंत्र सदा मेरे कंठकी ॥७६॥ ॐ श्रीं ह्रीं मेरी ग्रीवाकी श्रीं मेरे दोनों कंधेकी ॐ ह्रीं विद्याधिष्ठात्री देव्यै स्वाहा सदा मेरे वक्षस्थल ॥७७॥ ॐ ह्रीं विद्याधिस्वरूपायै स्वाहा मेरी नाभिकी ॐ ह्रीं क्लीं वाण्यै स्वाहा मेरे दोनों हाथोंकी ॥ ७८ ॥ ॐ सर्ववर्णात्मिकायै स्वाहा मेरे चरण युगल और

अनन्तदेवने पातालतलमें बलिसभामे पाणिनि धीमान् भरद्वाज और शाकटायनको यह मंत्र प्रदान किया था ॥ ५७ ॥ इस मंत्रको चार लक्षवार जपनेसेही मनुष्य सिद्ध होते हैं मंत्र सिद्ध होनेसेही बृहस्पतिके समान शक्तिशाली होसकता है ॥ ५८ ॥ पूर्वकालके समय विश्वस्रष्टा ब्रह्माजीने गंधमादन पर्वतमें भृगुको विश्वजय नामक जो कवच प्रदान किया था, उसको कहता हूं, सुनो ॥ ५९ ॥ एक समय भृगुने सर्वेश्वर सर्वपूजित ब्रह्मासे कहा, भृगु बोले हे ब्रह्मन्! आप सब वेदवेत्ताओंमें अग्रणी है वेदज्ञान विषयमें आपके समान दूसरा नहीं है ॥ ६० ॥ यही क्या ! आपको अविदित कुछ भी नहीं है, अर्थात् आप सभी जानते हैं, क्योकि समस्तही आपसे उत्पन्न हुआ है, अतएव हे प्रभो ! जो निर्दोष और समस्त मंत्र गुणनिष्ठ है आप वही सर्वोत्कृष्ट विश्वविजयनामक सरस्वती कवच मेरे निकट कीर्त्तन कीजिये ॥ ६१ ॥ ब्रह्माजी बोले हे वत्स ! तुमने जो श्रवण मनोहर वेदविहित वेद पूजित सर्वाभीष्टप्रद सरस्वतीकवचको पूँछा सो

शेषःपाणिनयेचैवभारद्वाजायधीमते ॥ ददौशाकटायनायसुतलेबलिसंसदि ॥५७॥ चतुर्लक्षजपेनैवमंत्रःसिद्धोभवेन्नृणाम् ॥ यदिस्यान्मंत्रसिद्धोहिबृहस्पतिसमोभवेत् ॥ ५८ ॥ कवचंशृणुविप्रेंद्रयद्दत्तंब्रह्मणापुरा ॥ विश्वस्रष्टाविश्वजयंभृगवेगंधमादने ॥ ५९ ॥ भृगुरुवाच ॥ ब्रह्मन्ब्रह्मविदांश्रेष्ठब्रह्मज्ञानविशारद ॥ सर्वज्ञसर्वजनकसर्वेशसर्वपूजित ॥ ६० ॥ सरस्वत्याश्चकवचंब्रूहिविश्वजयंप्रभो ॥ अयातयाममंत्राणांसमूहसंयुतंपरम् ॥ ६१ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ शृणुवत्सप्रवक्ष्यामिकवचंसर्वकामदम् ॥ श्रुतिसारंश्रुतिसुखंश्रुत्युक्तंश्रुतिपूजितम् ॥ ६२ ॥ उक्तंकृष्णेनगोलोकेमह्यंवृन्दावनेवने ॥ रासेश्वरेणविभुनारासेवैरासमंडले ॥६३॥ अतीवगोपनीयंचकल्पवृक्षसमंपरम् ॥ अश्रुताद्भुतमंत्राणांसमूहैश्चसमन्वितम्॥६४॥यद्धृत्वाभगवाञ्छुक्रःसर्वदैत्येषुपूजितः॥यद्धृत्वापठनाद्ब्रह्मन्बुद्धिमांश्चबृहस्पतिः॥६५॥पठनाद्धारणाद्वाग्मीकवींद्रोवाल्मिकोमुनिः॥ स्वायंभुवोमनुश्चैवयद्धृत्वासर्वपूजितः॥६६॥कणादोगौतमःकण्वःपाणिनिःशाकटायनः ॥ ग्रंथंचकारयद्धृत्वादक्षःकात्यायनःस्वयम् ॥ ६७ ॥

कहता हूं सुनो ॥ ६२ ॥ सबसे पहले रासेश्वर विभु श्रीकृष्णने गोलोक धाममें वृन्दावन नामक अरण्यमें रासोत्सवके समय रासमण्डलमें वह सरस्वतीकवच मुझसे कहा था ॥ ६३ ॥ यह कवच अतीव गोपनीय और कल्पवृक्षकी समान अश्रुत अद्भुत मंत्रोसे परिपूर्ण है ॥ ६४ ॥ यह कवच पाठ और धारण करके बृहस्पति बुद्धिवेत्ता विषयमें अग्रणी हुए हैं इसी कवचके बलसे शुक्राचार्यने दैत्योंके निकट प्रधानता लाभ की है ॥ ६५ ॥ इसी कवचके पाठसे मुनिवर वाल्मीकिने वाग्मिता लाभ करके कवीन्द्र पदमे आरोहण किया है स्वायंभुवमनु इसको धारण करके सर्वत्र समादृत हुए है ॥ ६६ ॥ कणाद, गौतम, कण्व, पाणिनि, शाकटायन, दक्ष, कात्यायन यह सभी इस कवचके प्रभावसे ग्रंथकार पदमें अभिषिक्त हुए हैं ॥ ६७ ॥

जो मुनीन्द्र मनु और मनुष्योंसे सर्वदा वंदित होती है मैं भक्तिभावसे उन्हीं शुक्लवर्ण हास्यानना मनोहरा सरस्वतीकी वन्दना करता हूं.विचक्षण पुरुष इसप्रकार ध्यान करके सब द्रव्य मूलमंत्र उच्चारणपूर्वक प्रदान करै॥ ४८॥फिर स्तवपाठ और कवच धारणपूर्वक पृथ्वीमे गिरकर दण्डवत प्रणाम करै.हे मुनिवर ! यह देवी सरस्वती जिनकी इष्टदेवता है उनकी तो बातही नहीं ॥ ४९ ॥ इसके अतिरिक्त सर्व साधारणको विद्यारम्भ दिवसमें और वर्षके अन्तमे माघशुक्ला पंचमीके दिन सरस्वतीकी पूजा करनी चाहिये वेदोक्त अष्टाक्षरयुक्त मंत्रही सरस्वतीका मूलमंत्र हैं ॥ ५० ॥ अथवा जो जिस मंत्रमे दीक्षित हों वही उनका मूलमंत्र है अतएव निज मूलमंत्रसे हो, वा सरस्वती शब्दमें चतुर्थी मिलाकर अग्निपत्नी "स्वाहा" पर्यन्त शेष धरकर ॥५१॥ उसके पहिले प्रणव "श्रीं ह्रीं" बीज उच्चारणपूर्व

वंदेभक्त्यावंदितांचमुनीद्रमनुमानवैः॥ एवंध्यात्वाचमूलेनसवदत्त्वाविचक्षणः ॥ ४८ ॥ संस्तूयकवचंधृत्वाप्रणमेदंडवद्भुवि ॥ येषांचेयमिष्टदेवीतेषांनित्याक्रियामुने ॥ ४९ ॥ विद्यारंभेचवर्षान्तेसर्वेषांपंचमीदिने ॥ सर्वोपयुक्तोमूलंचवैदिकाष्टाक्षरःपरः ॥ ५० ॥ येषांयेनोपदेशोवातेषांसमूलएवच ॥ सरस्वतीचतुर्थ्यंतंवह्निजायांतमेवच ॥ ५१ ॥ लक्ष्मीमायादिकंचैवमंत्रोऽयंकल्पपादपः॥ पुरानारायणश्चेमंवाल्मीकायकृपानिधिः ॥ ५२ ॥ प्रददौजाह्नवीतीरेपुण्यक्षेत्रेचभारते ॥ भृगुर्ददौचशुक्रायपुष्करेसूर्यपर्वणि ॥ ५३ ॥ चंद्रपर्वणिमारीचोददौवाक्पतयेमुदा ॥ भृगोश्चैवददौतुष्टोब्रह्माबदरिकाश्रमे ॥ ५४ ॥ आस्तिकस्यजरत्कारुर्ददौक्षीरोदसन्निधौ ॥ विभांडकोददौमेरौऋष्यशृङ्गायधीमते ॥ ५५ ॥ शिवःकणादमुनयेगौतमायददौमुदा ॥ सूर्यश्चयाज्ञवल्क्यायतथाकात्यायनायच ॥ ५६ ॥

क मंत्रसे अर्थात् "श्रीं ह्रीं सरस्वत्यै स्वाहा" इस अष्टाक्षर मंत्रसे सरस्वतीको सम्पूर्ण वस्तु प्रदान करै लक्ष्मीमायादिक यह मंत्रही कल्पवृक्ष है अर्थात् कल्पवृक्षके निकटसे जिसप्रकार सम्पूर्ण अभीष्ट लाभ होता है इस मंत्रसे भी उसीप्रकार सम्पूर्ण अभीष्ट लाभ होता है कृपानिधिनारायणने पूर्वकालके समय ॥५२॥ पुण्यक्षेत्र भारतवर्षमें गंगाके तटपर वाल्मीकिको यह मंत्र प्रदान किया इसके उपरान्त भृगुने एक समय सूर्य ग्रहणके समय पुष्करतीर्थमें महर्षि शुक्राचार्यको ॥ ५३ ॥ मरीचिने चन्द्रग्रहणके समय बृहस्पतिको, बद्रिकाश्रममे ब्रह्माने भृगुको ॥ ५४ ॥ क्षीरोदसागरके तटपर जरत्कारुने आस्तिकको सुमेरुपर्वतमें विभाण्डकने धीमान् ऋष्यशृङ्गको॥५५॥ शिवने कणाद और गौतमको सूर्यने याज्ञवल्क्य और कात्यायनको ॥ ५६ ॥

रसे पूजा करै ॥ ३५ ॥ हे भद्र ! अब वेदमें वा तंत्रमें पूजाकी जिसप्रकार नैवेद्य निर्दिष्ट हुई है ॥ ३६ ॥ अपने ज्ञानके अनुसार समस्त कहता हूं सुनो नवनीत, दधि, क्षीर, खीलैं, तिल, लड्डू ॥३७॥ गन्ना, इक्षुरस पकाहुआ गुड, मधु, स्वस्तिक ( मंगलपिष्टघृतयुक्त अन्न ) शर्करा, सफेद धान्यके अक्षत, तंडुल ॥ ३८ ॥ अस्विन्न शुक्लधान्यका चिपिटक (बनाहुआ पदार्थ) शुक्लमोदक, घृत सैंधवसंयुक्त हविष्यान्न॥ ३९ ॥यवचूर्ण वा गोधूमचूर्णका घृतसंयुक्त पिष्टक, कसार, स्वस्तिक पिष्टक ( मंगलदायक मिष्टपदार्थ ) स्वस्तिकयुक्त पकी हुई केलेकी फलीका पिष्टक॥ ४० ॥घृतसंयुक्त परमान्न-अमृततुल्य मिष्टान्न, नारिकेल नारिकेलोदक, कसेरू, मूली॥ ४१ ॥अदरख, पकीहुई केलेकी फली अत्युत्कृष्ट श्रीफल, बदरी फल (बेर)और यथाकाल यथा देशोत्पन्न अन्यान्यशुक्लवर्ण सुसंस्कृतफल प्रदान करै

ध्यात्वापुनःषोडशोपचारेणपूजयेद्व्रती॥पूजोपयुक्तनैवेद्यंयच्चवेदनिरूपितम्॥३६॥वक्ष्यामिसौम्यतत्किंचिद्यथाधीतंयथागमम्॥नवनीतंदधिक्षीरंलाजांश्चतिललड्डुकम्॥३७॥ इक्षुमिक्षुरसंशुक्लवर्णपक्वगुडंमधु॥ स्वस्तिकंशर्कराशुक्लधान्यस्याऽक्षतमक्षतम्॥३८॥अस्विन्नशुक्लधान्यस्यपृथुकंशुक्लमोदकम् ॥ घृतसैंधवसंयुक्तंहविष्यान्नंयथोदितम् ॥३९॥ यवगोधूमचूर्णानांपिष्टकंघृतसंयुतम् ॥ पिष्टकंस्वस्तिकस्याऽपिपक्वरंभाफलस्यच ॥ ४० ॥ परमान्नंचसघृतंमिष्टान्नंचसुधोपमम् ॥ नारिकेलंतदुदकंकसेरुंमूलमार्द्रकम् ॥ ४१ ॥ पक्वरंभाफलंचारुश्रीफलंबदरीफलम् ॥ कालदेशोद्भवंचारुफलंशुक्लंचसंस्कृतम् ॥ ४२ ॥ सुगंधंशुक्लपुष्पंचसुगंधंशुक्लचंदनम् ॥ नवीनंशुक्लवस्त्रंचशंखंचसुंदरंमुने ॥ ४३ ॥ माल्यंचशुक्लपुष्पाणांशुक्लहारंचभूषणम् ॥ यादृशंचश्रुतौध्यानंप्रशस्यंश्रुतिसुंदरम् ॥ ४४ ॥ तन्निबोधमहाभागभ्रमभंजनकारणम् ॥ सरस्वतींशुक्लवर्णांसस्मितांसुमनोहराम् ॥ ४५ ॥ कोटिचंद्रप्रभामुष्टपुष्टश्रीयुक्तविग्रहाम् ॥ वह्निशुद्धांशुकाधानांवीणापुस्तकधारिणीम् ॥ ४६ ॥ रत्नसारेंद्रनिर्माणनवभूषणभूषिताम् ॥ सुपूजितांसुरगणैर्ब्रह्मविष्णुशिवादिभिः ॥ ४७ ॥

॥ ४२ ॥ हे वत्स नारद ! सुगंध शुक्लपुष्प सुगंधित श्वेतचंदन नवीन शुक्लवस्त्र, मनोहर शंख ॥ ४३ ॥ सफेद फूलोंकी माला, शुक्लहार और सुंदर भूषण सरस्वतीको प्रदान करै हे महाभाग ! वेदमें सरस्वती देवीका जिसप्रकार भ्रमभंजन श्रवणमनोहर ध्यान निर्दिष्ट हुआ है ॥ ४४ ॥ वह कहता हूं सुनो जो सरस्वती शुक्लवर्ण हास्य युक्त मनोहर हैं ॥ ४५ ॥ जिनके शरीरकी प्रभासे करोड चन्द्रमाकी प्रभाभी मलिनता धारण करती है जिनका परिधान अग्निपरीक्षित विशुद्ध पट्टवस्त्र है जिनके हाथमें वीणायंत्र और पुस्तक है ॥ ४६ ॥ जो सर्वोत्कृष्ट रत्नजात नव भूषणोंसे विभूषित हैं ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वरादि देवतागण सदा जिनकी पूजा करते है ॥ ४७ ॥

॥२५॥ तुम्हारा कवच आठप्रकार गंधद्रव्यद्वारा भोजपत्रपर लिख सुवर्णके तवीजमें मढाय कंठमे वा दक्षिण भुजामें धारण करैं ॥ २६ ॥ विशेष करके विद्वान् पुरुष मात्रही पूजाकालके समय तुम्हारे स्तव पाठमे निरत होंगे. इसप्रकार कहकर पूर्णब्रह्म श्रीकृष्णने स्वयं सरस्वती देवीकी पूजा करी ॥ २७ ॥ उसी दिनसे ब्रह्मा, विष्णु और महादेव तथा अनन्त देव, धर्म, सनकादि मुनीन्द्रगण ॥२८॥ समस्त देव, समस्त मुनि, समस्त राजा और समस्त दानवोंके समाजने सरस्वती देवीकी पूजा आरंभ की है. हे वत्स नारद ! इसप्रकार उन अनन्तकालस्थायिनी देवी सरस्वतीकी पूजा तीनों लोकमे प्रचलित हुई है ॥ २९ ॥ नारदजी बोले, हे वेदविदांवर ! सरस्वती पूजाकी श्रवण मनोहर पद्धति ध्यान, कवच, स्तोत्र और पूजाके उपयुक्त नैवेद्य, पुष्प और चन्दनादि उपचारका ॥ ३० ॥ विषय

कृत्वासुवर्णगुटिकांगंधचंदनचर्चिताम् ॥ कवचंतेग्रहीष्यंतिकंठेवादक्षिणेभुजे ॥ २६ ॥ पठिष्यंतिचविद्वांसःपूजाकालेचपूजिते ॥ इत्युक्त्वापूजयामासतांदेवींसर्वपूजिताम् ॥ २७ ॥ ततस्तत्पूजनंचक्रुर्ब्रह्मविष्णुशिवादयः ॥ अनंतश्चाऽपिधर्मश्चमुनींद्राःसनकादयः ॥ २८ ॥ सर्वेदेवाश्चमुनयोनृपाश्चमानवादयः ॥ बभूवपूजितानित्यासर्वलोकैःसरस्वती ॥ २९ ॥ नारदउवाच ॥ पूजाविधानंकवचंध्यानंचापिनिरंतरम् ॥ पूजोपयुक्तंनैवेद्यंपुष्पंचचंदनादिकम् ॥ ॥ ३० ॥ वदवेदविदांश्रेष्ठश्रोतुंकौतूहलंमम ॥ वर्ततेहृदयेशश्वत्किमिदंश्रुतिसुंदरम् ॥ ३१ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ शृणुनारदवक्ष्यामिकण्वशाखोक्तपद्धतिम् ॥ जगन्मातुःसरस्वत्याःपूजाविधिसमन्विताम् ॥ ३२ ॥ माघस्यशुक्लपंचम्यांविद्यारंभदिनेऽपिच ॥ पूर्वेऽह्निसमयंकृत्वातत्राऽह्निसंयतःशुचिः ॥ ३३ ॥ स्नात्वानित्यक्रियाःकृत्वाघटंसंस्थाप्यभक्तितः ॥ स्वशाखोक्तविधानेनतांत्रिकेणाऽथवापुनः॥ ३४ ॥ गणेशंपूर्वमभ्यर्च्यततोऽभीष्टांप्रपूजयेत् ॥ ध्यानेनवक्ष्यमाणेनध्यात्वाबाह्यघटेध्रुवम् ॥ ३५ ॥

सुननेके लिये मेरे हृदयमें सदा महाकौतूहल विद्यमान रहता है अतएव आप वह सब कहिये ॥ ३१ ॥ नारायणने कहा हे वत्स नारद ! यजुर्वेदके अन्तर्गत कण्वशाखामें जन्मदाता सरस्वतीकी पूजाविधि समन्वित जैसी पद्धति प्रचलित है वह कहता हूं सुनो ॥ ३२ ॥ माघशुक्ला पंचमी वा विद्यारंभदिनके पहिले दिन संयत हो ॥३३॥ स्नानके पीछे नित्य कर्मका अनुष्ठान कर कण्वशाखोक्त विधानसे हो अथवा तंत्रोक्त विधानसे हो भक्तिपूर्वक घट स्थापन करै ॥३४॥ इसके उपरान्त प्रथम उस घटमें गणपतिकी पूजा करके फिर जो ध्यान कहता हूं उसी ध्यानसे सरस्वतीकी भावना करके आवाहनपूर्वक फिर ध्यान पढकर षोडशोपचा

यदि कोई पुरुष अपेक्षाकृत बलवान् हो तो वह आश्रितपुरुषकी अन्यसे रक्षा करनेमें समर्थ होसक्ता है किन्तु यदि उसकी अपेक्षा दुर्बल हो तो स्वयं असमर्थ होकर किस प्रकार दूसरेकी रक्षा कर सकता है ॥ १६ ॥ यद्यपि मैं सर्वेश्वर हूं और सबका शासन करता हूं किन्तु मुझमे राधाको शासन करनेकी सामर्थ्य नहीं है क्योंकि वह क्या प्रभाव ? क्या रूप ? क्या गुण ? सर्वांशमेंही मेरे समान है ॥ १७ ॥ राधाको परित्याग करनेकी भी मुझमें सामर्थ्य नहीं है क्योंकि राधा मेरे प्राणकी अधिष्ठात्री देवता है अतएव कौन पुरुष अपना जीवन विसर्जन करनेमें समर्थ होता है ? यद्यपि पुत्र सबसे आदरकी सामग्री है किन्तु तो भी क्या प्राणोंसे अधिक प्रियतम होसकता है ? ॥ १८ ॥ इस कारण हे भद्रे ! तुम वैकुण्ठधाममें जाओ वहां तुमको कल्याणलाभ होगा तुम वैकुण्ठनाथको पति पाकर चिरकाल सुखपूर्वक विहार करसकोगी ॥ १९ ॥ यद्यपि लक्ष्मी वहां वास करती है किन्तु वहभी तुम्हारे समान काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद और मात्सर्यके वशीभूत

योयस्माद्बलवान्वाणिततोऽन्यंरक्षितुंक्षमः॥ कथंपरान्साधयतियदिस्वयमनीश्वरः॥ १६ ॥ सर्वेशःसर्वशास्ताऽहंराधांबाधितुमक्षमः ॥ तेजसा मत्समासाचरूपेणचगुणेनच ॥ १७ ॥ प्राणाधिष्ठातृदेवीसाप्राणांस्त्यक्तुंचकःक्षमः ॥ प्राणतोपिप्रियःपुत्रःकेषांवास्तिचकश्चन ॥१८ ॥ त्वंभद्रेगच्छवैकुंठंतवभद्रंभविष्यति ॥ पतिंतमीश्वरंकृत्वामोदस्वसुचिरंसुखम् ॥ १९ ॥ लोभमोहकामक्रोधमानहिंसाविवर्जिता ॥ तेजसात्वत्समालक्ष्मीरूपेणचगुणेनच ॥ २० ॥ तयासार्धंतवप्रीत्याशश्वत्कालःप्रयास्यति ॥ गौरवंचहरिस्तुल्यंकरिष्यतिद्वयोरपि ॥ २१ ॥ प्रतिविश्वेषुतांपूजांमहतीगौरवान्विताम् ॥ माघस्यशुक्लपंचम्यांविद्यारंभेचसुंदरि ॥ २२ ॥ मानवामनवोदेवामुनींद्राश्चमुमुक्षवः ॥ वसवोयोगिनः सिद्धानागागंधर्वराक्षसाः ॥ २३ ॥ मद्वरेणकरिष्यंतिकल्पेकल्पेलयावधि ॥ भक्तियुक्ताश्चदत्त्वावैचोपचाराणिषोडश ॥ २४ ॥ कण्वशाखोक्तविधिनाध्यानेनस्तवनेनच ॥ जितेंद्रियाःसंयताश्चघटेचपुस्तकेऽपिच ॥ २५ ॥

नहीं है और क्या रूप, क्या गुण, क्या प्रभाव, सर्वांशमेंही तुम्हारे समान है ॥ २० ॥ अतएव उनके संग परमसुखसे काल व्यतीत करसकोगी वैकुण्ठनाथ हरिभी तुम दोनोकाही समान आदर करेंगे ॥ २१ ॥ विशेषतः मैं कहता हूं प्रति ब्रह्माण्डमेंही माघमासकी जो शुक्ला पंचमीके दिन विद्यारंभ होता है उस दिनके महामहोत्सवमें ॥ २२ ॥ क्या मनुष्यगण, क्या मनुगण, क्या देवगण, क्या मुमुक्षु मुनि, क्या वसु, क्या योगी, क्या नाग, क्या सिद्ध, क्या गंधर्व, क्या राक्षस ॥ २३ ॥ सभी जबतक महाप्रलय उपस्थित नहीं होता तबतक प्रतिकल्पकल्पमे भक्तिभावसे षोडशोपचारद्वारा तुम्हारी पूजा करेंगे ॥ २४ ॥ सब जितेन्द्रिय और संयमी होकर घटमें वा पुस्तकमे तुमको आवाहन करके यजुर्वेदके काण्वशाखोक्त विधानसे ध्यान और स्तवपाठ करके तुम्हारी अर्चना करेंगे ॥

यमे गणेशजननी दुर्गा, राधा, लक्ष्मी, सरस्वती और सावित्री यह पंच प्रकृतिही मूलाधार हैं यह तो सुना है ॥ ४ ॥ इसके अतिरिक्त उनकी पूजाविधि. अद्भुत प्रभाव अपूर्व स्तोत्र और सुधासदृश सर्वमङ्गलनिदान चारित वेद पुराण और तंत्रादि संपूर्ण शास्त्रोंमेंही प्रसिद्ध हैं अतएव उनके वर्णन करनेका प्रयोजन नहीं है ॥ ॥ ५ ॥ अब जो प्रकृतिके अंश और कलासे उत्पन्न है उनकेही शुभचरित्रका वृत्तान्त आद्योपान्त वर्णन करता हूं सावधान होकर सुनो ॥ ६ ॥ काली, वसुन्धरा, गङ्गा, षष्ठी, मंगलचण्डिका, तुलसी, मनसा, निद्रा, स्वधा, स्वाहा, और दक्षिणा यह प्रकृतिका अंश हैं ॥ ७ ॥ इनका पुण्यदायक श्रवण सुखकर चारित उसीके संग जीवोंका कर्मविपाक ॥ ८ ॥ एवं दुर्गा और राधाका अत्यन्त विस्तारित उदारचारितका क्रमानुसार संक्षेपसे वर्णन करूंगा॥ ९॥सम्प्रति सरस्वतीका वृत्तान्त कहता हू सुनो हे मुनिवर । जिन वीणापाणिके प्रभावसे अज्ञानान्ध मूढपुरुषोंका हृदयाकाश भी ज्ञानालोकसे प्रकाशित होता है श्रीकृष्णने सबसे

आसांपूजाप्रसिद्धाचप्रभावःपरमाद्भुतः ॥ सुधोपमंचचरितंसर्वमंगलकारणम्॥५॥प्रकृत्यंशाःकलायाश्चतासांचचरितंशुभम् ॥ सर्ववक्ष्यामिते ब्रह्मन्सावधानोनिशामय ॥६॥ कालीवसुंधरागंगापष्ठीमंगलचंडिका ॥ तुलसीमनसानिद्रास्वधास्वाहाचदक्षिणा ॥ ७ ॥संक्षिप्तमासांचरितं पुण्यदंश्रुतिसुंदरम्॥जीवकर्मविपाकंचतच्चवक्ष्यामिसुंदरम्॥८॥दुर्गायाश्चैवराधायाविस्तीर्णंचरितंमहत् ॥तद्वत्पश्चात्प्रवक्ष्यामिसंक्षेपक्रमतःशृणु ॥ ९॥ आदौसरस्वतीपूजाश्रीकृष्णेनविनिर्मिता॥यत्प्रसादान्मुनिश्रेष्ठमूर्खोभवतिपंडितः॥१०॥आविर्भूतायथादेवीवक्त्रतःकृष्णयोषितः॥ इयेपकृष्णंकामेनकामुकीकामरूपिणी॥११॥सचविज्ञायतद्भावंसर्वज्ञःसर्वमातरम् ॥ तामुवाचहितंसत्यंपरिणामेसुखावहम् ॥१२॥ श्रीकृष्णउवाच ॥ भजनारायणंसाध्विमदंशंचचतुर्भुजम् ॥ युवानंसुंदरंसर्वगुणयुक्तंचमत्समम् ॥१३॥ कामज्ञंकामिनीनांचतासांचकामपूरकम् ॥ कोटिकंदर्पलावण्यंलीलालंकृतमीश्वरम् ॥ १४ ॥ कांतेकांतंचमांकृत्वायदिस्थातुमिहेच्छसि ॥ त्वत्तोबलवतीराधानभद्रंतेभविष्यति ॥ १५ ॥

प्रथम उन्हीं देवी सरस्वतीकी पूजा भारतमें अवतीर्ण की ॥ १० ॥ कामरूपिणी कामुकी देवी सरस्वतीने राधाके जिह्वाग्रभागसे आविर्भूत होकर कामवश कृष्णकोही पति बनानेकी अभिलाषा की ॥ ११॥ सर्वान्तर्यामी श्रीकृष्ण तत्काल यह जानकर उन लोकमातासे परिणाम सुखकर सत्य और पथ्य वचन कहने लगे॥ ॥१२॥ श्रीकृष्ण बोले हे पतिव्रते । मेरे अंशोत्पन्न चतुर्भुज नारायण युवा सुश्री और सर्वगुणान्वित हैं यही क्या ! वरन् मेरेही समान हैं॥ १३ ॥ वह ऐश्वरिक गुणसे विभूषित है अतएव स्त्रियोंके हृदयकी वासना विलक्षण जानते है और वासना पूर्णभी करते हैं उनके सौन्दर्यकी बात क्या कहूं ? उनके शरीरमें करोड कामदेवकी लावण्यता क्रीडा करती है ॥१४ ॥ हे कान्ते ! और यदि मुझको पति बनाकर मेरे निकट वास करनेकीइच्छा करो तो यह तुमको कल्याणदायक नहीं है. क्योंकि मेरे समीपस्थ राधा तुम्हारी अपेक्षा प्रबल है ॥ १५ ॥

और फिर गोपगोपी समन्वित गोलोक विहारी परमेश्वर श्रीकृष्णका दर्शन किया. तब तुम्हारे पिताके गोलोकपतिके स्तुतिवादमें प्रवृत्त होनेपर उन्होने तुम्हारे पिताको वर दिया इसके पीछे तुम्हारे पिता सृष्टिकार्यमें प्रवृत्त हुए ॥ ५७ ॥ प्रथम तो तुम्हारे पिताके मानससे सनकादि मातृगण और फिर कपालसे एकादश रुद्र उत्पन्न हुए ॥ ५८ ॥ इसके उपरान्त उन जलमे सोये हुए क्षुद्रविराट् पुरुषके वामपार्श्वसे विश्वपाता चतुर्भुज भगवान् विष्णुकी उत्पत्ति हुई वह श्वेतद्वीपमे जाकर वास करने लगे ॥ ५९॥ इस ओर तुम्हारे पिता उन क्षुद्रविराट् पुरुषके नाभिपद्ममें स्वर्ग मर्त्य और पाताल इस त्रिभुवनात्मक स्थावर जङ्गम समाकीर्ण विश्वकी सृष्टि करनेमें प्रवृत्त हुए ॥६०॥ हे वत्स नारद ! इस प्रकार उन महाविराट्के लोमसे प्रत्येक विश्वकी उत्पत्ति हुई है और प्रति ब्रह्माण्डमें ही एक एक क्षुद्र

श्रीकृष्णंचाऽपिगोलोकंगोपगोपीसमन्वितम् ॥ तंसंस्तूयवरंप्रापततःसृष्टिंचकारसः ॥ ५७ ॥ बभूवुर्ब्रह्मणःपुत्रामानसाःसनकादयः ॥ ततोरुद्रकलाश्चाऽपिशिवस्यैकादशस्मृताः ॥ ५८ ॥ बभूवपाताविष्णुश्चक्षुद्रस्यवामपार्श्वतः ॥ चतुर्भुजश्चभगवान्श्वेतद्वीपेसचाऽवसत् ॥ ५९ ॥ क्षुद्रस्यनाभिपद्मेचब्रह्माविश्वंससर्जह ॥ स्वर्गंमर्त्यंचपातालंत्रिलोकींसचराचरम् ॥ ६० ॥ एवंसर्वलोमकूपेविश्वंप्रत्येकमेवच ॥ प्रतिविश्वेक्षुद्रविराड्ब्रह्मविष्णुशिवादयः ॥ ६१ ॥ इत्येवंकथितंब्रह्मन्कृष्णसंकीर्तनंशुभम् ॥ सुखदंमोक्षदंब्रह्मन्किंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ ६२ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेनवमस्कन्धेतृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ नारदउवाच ॥ श्रुतंसर्वंमयापूर्वंत्वत्प्रसादात्सुधोपमम् ॥ अधुनाप्रकृतीनांचव्यस्तंवर्णयपूजनम् ॥ १ ॥ कस्याःपूजाकृताकेनकथंमर्त्येप्रचारिता ॥ केनवापूजिताकावाकेनकावास्तुताप्रभो ॥ २ ॥ तासांस्तोत्रंचध्यानंचप्रभावंचरितंशुभम् ॥ काभिःकेभ्योवरोदत्तस्तन्मेव्याख्यातुमर्हसि ॥ ३ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ गणेशजननीदुर्गाराधालक्ष्मीःसरस्वती ॥ सावित्रीचसृष्टिविधौप्रकृतिःपंचधास्मृता ॥ ४ ॥

विराट् एक एक ब्रह्मा एक एक विष्णु एक एक शिव और सनकादि अन्यान्य सम्पूर्ण विद्यमान रहते हैं ॥ ६१ ॥ हे द्विजवर! यह मैंने अति सुखकर और मोक्षप्रद कृष्णके गुण कहे अब और क्या सुननेकी इच्छा है सो कहो॥ ६२॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः॥ ३॥ नारदजीनेकहा हे प्रभो ! मैंने आपके अनुग्रहसे सुधाके समान मधुर पूर्वतन सब वृत्तान्त सुना, अब पंचप्रकृति देवीमें ॥ १ ॥ किसकी किसने किसमंत्रसे पूजा करी है किसने किस प्रकार किसका स्तव किया है? और किसप्रकार किसकी पूजा मर्त्यलोकमे प्रचारित हुई है ॥ २ ॥ उनमें प्रत्येकका स्तोत्र, ध्यान प्रभाव और चरित सेवा किस प्रकार है? और किस देवीने किसको किसप्रकार वरदान किया है वह आनुपूर्विक सम्पूर्ण पृथक् पृथक् वर्णन कीजिये ॥ ३ ॥ नारायणने कहा हे वत्स ! सृष्टि विष

सदा मेरेप्रति भक्तिमान होगे और तुम ध्यानयोग अवलम्बन करतेही मेरी मनोहर मूर्ति देखोगे इसमे सन्देह नहीं है ॥ ४५ ॥ मेरे वक्षस्थलाश्रित तुमको जन
नीका दर्शन भी दुर्लभ नहीं होगा. हे वत्स ! तुम स्वच्छन्दतासे इस स्थानमें वास करो मैं गोलोकको चलता हूं जगत्पति श्रीकृष्ण यह कहकर अन्तर्धान
होगये ॥ ४६ ॥ फिर उन्होंने गोलोकमे उपस्थित हो तत्काल सृष्टि और संहार कार्यपटुब्रह्मा और महादेवजीसे कहा ॥ ४७॥ भगवान् बोले हे वत्स विधातः!
तुम शीघ्र जाओ जाकर सृष्टिकार्यके लिये महाविराट्के लोमसे जो क्षुद्रविराट् उत्पन्नहो उन सब क्षुद्रविराट्के नाभिपद्मसे अंशमें उत्पन्न होओ ॥ ४८॥ हे वत्स
महादेव ! तुम भी जाओ जाकर सृष्टिसंहार लिये प्रति विश्वमे प्रत्येक ब्रह्माके कपालसे अंशमे उत्पन्न होओ किन्तु देखो अपनी दीर्घकाल तपस्या करनी मत भूल
जाना ॥ ४९ ॥ हे पुत्र नारद ! श्रीकृष्ण ब्रह्मा और महादेवको इस प्रकार आज्ञा करके मौन होगये इस ओर ब्रह्मा और शिवदाता शिव दोनों जगत्

मातरंकमनीयांचममवक्षःस्थलस्थिताम् ॥ यामिलोकंतिष्ठवत्सेत्युक्त्वासोंतरधीयत ॥ ४६॥ गत्वास्वलोकंब्रह्माणंशंकरंसमुवाचह ॥ स्रष्टा
रंस्रष्टुमीशंचसंहर्तुंचैवतत्क्षणम्॥४७॥श्रीभगवानुवाच ॥ सृष्टिंस्रष्टुंगच्छवत्सनाभिपद्मोद्भवोभव॥महाविराड्लोमकूपेक्षुद्रस्यचविधेशृणु॥४८॥
गच्छवत्समहादेवब्रह्मभालोद्भवोभव ॥ अंशेनचमहाभागस्वयंचसुचिरंतप ॥ ४९ ॥ इत्युक्त्वाजगतांनाथोविररामविधेःसुत ॥ जगामब्रह्मातंन
त्वाशिवश्चशिवदायकः ॥ ५०॥ महाविराड्लोमकूपेब्रह्मांडगोलकेजले ॥ बभूवचविराट्क्षुद्रोविराडंशेनसांप्रतम् ॥ ५१ ॥ श्यामोयुवापीतवा
साःशयानोजलतल्पके ॥ ईषद्धास्यःप्रसन्नास्योविश्वव्यापीजनार्दनः ॥५२॥ तन्नाभिकमलेब्रह्माबभूवकमलोद्भवः ॥ संभूयपद्मदंडेचबभ्रामयुग
लक्षकम् ॥ ५३ ॥ नांतंजगामदंडस्यपद्मनालस्यपद्मजः ॥ नाभिजस्यचपद्मस्यचिंतामापपितातव ॥५४॥ स्वस्थानंपुनरागम्यदध्यौकृष्णप
दांबुजम् ॥ ततोददर्शक्षुद्रंतंध्यानेनदिव्यचक्षुषा ॥५५॥ शयानंजलतल्पेचब्रह्मांडगोलकाप्लुते ॥ यल्लोमकूपेब्रह्मांडंतंचतत्परमीश्वरम् ॥ ५६॥

पतिको प्रणाम करके स्वस्वकार्य करनेके लिये गये ॥ ५० ॥ उधर उस ब्रह्माण्ड गोलकजलमें जो महाविराट् भासमान थे पूर्वमें उनके अंशसे उनकेही प्रति
लोमसे एक एक क्षुद्र विराट् उत्पन्न हुए थे ॥ ५१ ॥ दूर्वादलश्यामरूप पीताम्बरधारी हास्य प्रफुल्ल वदन युवा विश्वव्यापी जो विराट्रूपी जनार्दन जलशय्यापर
शयन कर रहे थे ॥ ५२ ॥ ब्रह्माने जाकर उनके नाभिपद्मसे जन्म ग्रहण किया जन्मग्रहण करनेके उपरान्त कमलयोनिने उस नाभिपद्म और उसके मृणा
लदण्डमे लक्षयुगपर्यन्त भ्रमण किया ॥ ५३ ॥ किन्तु किसी प्रकार भी पद्म और मृणाल दण्डका कुछ अन्त नहीं पाया. हे वत्स नारद ! तब तुम्हारे पिता
अत्यन्त चिन्ताकुल हो ॥ ५४ ॥ फिर अपने स्थानमे आय श्रीकृष्णके चरणकमलोका ध्यान करने लगे ध्यानयोगके द्वारा दिव्यचक्षुसे प्रथम तो क्षुद्रविराट्॥
॥ ५५ ॥ फिर जिनके लोममे ब्रह्माण्ड विराजमान हैं उन अनन्त जलशय्याशायी महाविराट्का ॥ ५६ ॥

६ संख्या नहीं है उनके ऊर्ध्वमे ब्रह्मलोकसहित सप्त स्वर्ग ॥११॥ और अधोभागमें सप्त पाताल हैं, यही ब्रह्माण्डकी सीमा है. धराके व्यवधानसे आगे ऊर्ध्वमें भूर्लोक
उसके ऊपर भुवर्लोक ॥ १२ ॥ उसके ऊपर स्वर्लोक उसके ऊपर जनलोक उसके ऊपर तपोलोक, उसके ऊपर सत्यलोक ॥ १३ ॥ और तिसके ऊपर ब्रह्म
लोक है । इस ब्रह्मलोककी प्रभा तप्तकांचनके समान है, किन्तु यह ब्रह्माण्ड विवृति के वहिर्भागमे स्थित हो वा आभ्यन्तरीण हो सम्पूर्ण पदार्थही कृत्रिम अर्थात
अनित्य हैं ॥ १४ ॥ ब्रह्माण्डके विनाशमे सम्पूर्णही नष्ट होताहै । समस्त विश्वही जलबुद्बुदके समान अनित्य है॥ १५॥ केवल गोलोक और वैकुण्ठ धाम नित्य
पदार्थ हैं महाविराट्के प्रत्येक रोममेंही एक एक ब्रह्माण्ड विराजमान है ॥ १६ ॥ दूसरेकी तो बातही नहीं स्वयं श्रीकृष्ण भी इन समस्त ब्रह्मांण्डोंकी संख्या
गणना करनेमे समर्थ नहीं है प्रत्येक ब्रह्माण्डमेंही ब्रह्मा विष्णु और महादेव विद्यमान रहते हैं॥ १७॥ हे वत्स नारद ! प्रति ब्रह्माण्डमेंही देवताओंकी संख्या तीन

पातालानिचसप्ताधश्चैवंब्रह्मांडमेवच॥ऊर्ध्वंधरायाभूर्लोकोभुवर्लोकस्ततःपरम्॥१२॥ ततःपरश्चस्वर्लोकोजनलोकस्तथापरः ॥ ततःपरस्तपोलो
कस्सत्यलोकस्ततःपरः ॥ १३ ॥ ततःपरंब्रह्मलोकस्तप्तकांचनसन्निभः ॥ एवंसर्वंकृत्रिमंचबाह्याभ्यंतरमेवच ॥ १४ ॥ तद्विनाशेविनाशश्चस
र्वेषामेवनारद ॥ जलबुद्बुदवत्सर्वंविश्वसंघमनित्यकम् ॥ १५ ॥ नित्यौगोलोकवैकुंठौप्रोक्तौशश्वदकृत्रिमौ ॥ प्रत्येकंलोमकूपेषुब्रह्मांडंपरिनि
श्चितम् ॥ १६ ॥ एषांसंख्यांनजानातिकृष्णोऽन्यस्याऽपिकाकथा ॥ प्रत्यकंप्रतिब्रह्मांडंब्रह्मविष्णुशिवादयः ॥ १७ ॥ तिस्रःकोट्यःसुराणां
चसंख्यासर्वत्रपुत्रक ॥ दिगीशाश्चैवदिक्पालानक्षत्राणिग्रहादयः ॥ १८ ॥ भुविवर्णाश्चचत्वारोऽप्यधोनागाश्चराचराः ॥ अथकालेत्रसविराडू
र्ध्वंदृष्ट्वापुनःपुनः ॥१९॥ डिंभांतरेचशून्यंचनद्वितीयंचकिंचन॥चिंतामवापक्षुद्युक्तोरुरोदचपुनःपुनः ॥ २०॥ ज्ञानंप्राप्यतदादध्यौकृष्णंपर
मपूरुषम्॥ततोददर्शतत्रैवब्रह्मज्योतिःसनातनम् ॥२१॥ नवीनजलदश्यामंद्विभुजंपीतवाससम् ॥ सस्मितंमुरलीहस्तंभक्तानुग्रहकातरम्॥२२॥

करोड है, इनमें कितनेही दिक्पति कितनेही दिक्पाल कितनेही नक्षत्र और कितनेही ग्रहादि हैं ॥ १८ ॥ भूलोकमें ब्राह्मणादि चारवर्ण और पातालोंमें नाग है
इस प्रकार स्थावर जंगमात्मक विश्व विद्यमान रहता है ॥ यही ब्रह्माण्ड विवृति है ॥१९॥ हे वत्स नारद ! इस ओर वह विराट् पुरुष वारंवार ऊपरको देखनेलगे
किन्तु उन्होंने उस ( दो भाग हुए ) अंडेमें शून्य पदार्थके अतिरिक्त और कुछ नहीं देखा, तव वह भूंखसे अत्यन्त कातर हो वारंवार रुदन करते हुए अत्यन्त
चिन्ता करने लगे ॥ २० ॥ कुछ कालोपरान्त पूर्वसंस्कारके बलसे ज्योंही उनके मनमे अस्तित्व बुद्धिका उदय हुआ, उसीसमय वह परम पुरुष श्रीकृष्णके ध्यानमें
निमग्न हुए तव तत्काल वहां उस सनातन ब्रह्मज्योतिको देखा ॥ २१ ॥ उनका रूप नवीन मेघके समान श्यामवर्ण दो हाथ परिधान पीताम्बर मुखमें कुछेक

इस डिम्भमें सौ करोड सूर्यके समान प्रभायुक्त एक बालक विद्यमान था,माताके परित्याग करनेसे स्तनपान नहीं करसका इसकारण भूँखसे कातर होकर क्षणकाल तक वारंवार रुदन करने लगा ॥२॥ जो बालक परिणाममें असंख्य ब्रह्माण्डके अधीश्वर रूपमें परिणत हैं पिता माता हीन वह बालक निराश्रय होकर जलसे ऊर्ध्वभाग अवलोकन करने लगा ॥३॥फिर अन्तमें यही बालक एकही बार स्थूलतम होकर महाविराट्नामसे अभिहित हुआ है. जिसप्रकार परमाणुसे सूक्ष्मतम पदार्थ अन्त(दूसरा)नहीं है इसीप्रकार महाविराट्से स्थूलतम पदार्थ भी दूसरा नहीं है॥४॥इस महाविराट्का प्रभाव परमात्मरूपी श्रीकृष्णके सोलहवें अंशका एक अंश है किन्तु राधारूपा प्रकृतिसंभूत यह बालकही सब विश्वका एकमात्र आधार और वही महाविष्णुनामसे अभिहित है ॥५॥उसके प्रत्येक रोममें असंख्य विश्व

तन्मध्येशिशुरेकश्चशतकोटिरविप्रभः ॥ क्षणंरोरूयमाणश्चस्तनांधःपीडितःक्षुधा ॥ २ ॥ पित्रामात्रापरित्यक्तोजलमध्येनिराश्रयः ॥ ब्रह्मांडासंख्यनाथोयोददर्शोर्ध्वमनाथवत् ॥ ३ ॥ स्थूलात्स्थूलतमःसोऽपिनाम्नादेवोमहाविराट् ॥ परमाणुर्यथासूक्ष्मात्परः स्थूलात्तथाऽप्यसौ ॥ ४ ॥ तेजसाषोडशांशोऽयंकृष्णस्यपरमात्मनः ॥ आधारःसर्वविश्वानांमहाविष्णुश्चप्राकृतः ॥ ५ ॥ प्रत्येकंलोमकूपेषुविश्वानिनिखिलानि च॥अस्याऽपितेषांसंख्यांचकृष्णोवक्तुंनहि क्षमः ॥ ६ ॥ संख्याचेद्रजसामस्तिविश्वानांनकदाचन ॥ ब्रह्मविष्णुशिवादीनांतथासंख्यानविद्यते ॥ ७ ॥ प्रतिविश्वेषुसंत्येवंब्रह्मविष्णुशिवादयः ॥ पातालाद्ब्रह्मलोकांतंब्रह्मांडंपरिकीर्तितम्॥८॥ततऊर्ध्वंचवैकुंठोब्रह्मांडाद्बहिरेवसः ॥ ततऊर्ध्वं चगोलोकःपंचाशत्कोटियोजनः ॥ ९ ॥नित्यःसत्यस्वरूपश्चयथाकृष्णस्तथाऽप्ययम् ॥ सप्तद्वीपमितापृथ्वीसप्तसागरसंयुता ॥ १० ॥ ऊनपंचाशदुपद्वीपासंख्यशैलवनान्विता ॥ ऊर्ध्वंसप्तस्वर्गलोकाब्रह्मलोकसमन्विता ॥ ११ ॥

विराजमान हैं अधिक क्या श्रीकृष्णभी उन सब विश्वकी संख्या गणना करनेमें समर्थ नहीं हैं॥६॥कदाचित् रजःसंख्याकी गणना होजाय किन्तु विश्वकी संख्या गणना संभव नहीं है और इसी प्रकार कितने ब्रह्मा कितने विष्णु और कितने महादेव विद्यमान रहते है उनकी भी संख्या नहीं है॥७॥प्रति ब्रह्मांडमें ही ब्रह्मा विष्णु और महादेव विद्यमान रहते हैं पातालसे ब्रह्मलोकपर्यन्त एक एक ब्रह्माण्डकी सीमाहै॥८॥वैकुण्ठधाम उसके ऊपर अर्थात् ब्रह्माण्डके बहिर्भागमें अवस्थित है और गोलोकधाम इस वैकुण्ठधामके पंचाशत कोटि योजन ऊर्ध्वमें अवस्थित है॥९॥श्रीकृष्ण जिसप्रकार नित्य और सत्य स्वरूप है यह गोलोकधाम उसी प्रकार है सप्तद्वीप समन्वित यह पृथ्वी सात समुद्रसे परिवेष्टित रहती हैं ॥१०॥ इसमें उंचास उपद्वीप विद्यमान हैं इनके अतिरिक्त कितने ही जो पर्वत और वन विद्यमान रहते हैउनकी

॥ १

१० १ ॥

लक्ष्मी और सरस्वती दोनोंको संग लेकर वैकुण्ठधाममें चले गये ॥ ५७ ॥ हे मुनिवर ! श्रीकृष्णके शापसे लक्ष्मी और सरस्वती दोनोंही पुत्रधनसे वञ्चित रहीं. चतुर्भुज नारायणके अंगसे उनके अनुरूप कितनेही पार्श्वचर उत्पन्न हुए ॥ ५८ ॥ वह सब रूप गुण तेज और वयसमें उनके समान थे इधर कमलाके शरीरसे भी उसके समान रूप गुणशालिनी करोड करोड पार्श्वचारिणियोंकी उत्पत्ति हुई ॥ ५९ ॥ अनन्तर गोलोकनाथ श्रीकृष्णके रोमकूपसे असंख्य गोपोंकी उत्पत्ति हुई ॥ ६० ॥ वह सभी रूप गुण पराक्रम और वयसमें गोलोकनाथके अनुरूप थे अधिक क्या ? वह सब उन विभुके प्राणोंके समान प्रियपात्र थे ॥ ६१ ॥ राधिकाके रोमोंसे गोपकन्याओंकी उत्पत्ति हुई वह सब गोपाङ्गना राधाके अनुरूप राधाकीही पार्श्वचरी और सभी प्रियंवदा थीं ॥ ६२ ॥ उनका सम्पूर्ण शरीर

अनपत्येचतेद्वेचजातेराधांशसंभवे ॥ भूतानारायणांगाच्चपार्षदाश्चचतुर्भुजाः ॥ ५८ ॥ तेजसावयसारूपगुणाभ्यांचसमाहरेः ॥ बभूवुःकमलांगाच्चदासीकोटयश्चतत्समाः ॥ ५९ ॥ अथगोलोकनाथस्यलोम्नांविवरतोमुने ॥ भूताश्चाऽसंख्यगोपाश्चवयसातेजसासमाः ॥ ६० ॥ रूपेणचगुणेनैवबलेनविक्रमेणच ॥ प्राणतुल्यप्रियाःसर्वेबभूवुःपार्षदाविभोः ॥ ६१ ॥ राधांगलोमकूपेभ्योबभूवुर्गोपकन्यकाः ॥ राधातुल्याश्चताःसर्वाराधादास्यःप्रियंवदाः ॥६२॥ रत्नभूषणभूषाढ्याःशश्वत्सुस्थिरयौवनाः ॥ अनपत्याश्चताःसर्वाःपुंसःशापेनसंततम् ॥ ६३ ॥ एतस्मिन्नंतरेविप्रसहसाकृष्णदेवता ॥ आविर्बभूवदुर्गासाविष्णुमायासनातनी ॥ ६४ ॥ देवीनारायणीशानासर्वशक्तिस्वरूपिणी ॥ बुद्ध्यधिष्ठात्रीदेवीसाकृष्णस्यपरमात्मनः ॥ ६५ ॥ देवीनांबीजरूपाचमूलप्रकृतिरीश्वरी ॥ परिपूर्णतमातेजःस्वरूपात्रिगुणात्मिका ॥ ६६ ॥ तप्तकांचनवर्णाभाकोटिसूर्यसमप्रभा ॥ ईषद्धास्यप्रसन्नास्यासहस्रभुजसंयुता ॥ ६७ ॥ नानाशस्त्रास्त्रनिकरंबिभ्रतीसात्रिलोचना ॥ वह्निशुद्धांशुकाधानारत्नभूषणभूषिता ॥ ६८ ॥

रत्नमय भूषणोंसे विभूषित और सभी स्थिर यौवना थीं श्रीकृष्णके शापसे उनमें किसीके भी संतान (सन्तति) नहींहुई ॥ ६३ ॥ हे द्विजवर! इस ओर इसीसमय सहसा कृष्णदेवता सनातनी विष्णुमाया दुर्गाकी उत्पत्ति हुई ॥ ६४ ॥ वही नारायणी वही ईशानी सबकी शक्तिरूपिणी और वही परमात्मरूपी श्रीकृष्णकी बुद्धिकी अधिष्ठात्री देवता है ॥ ६५ ॥ उनसेही अन्यान्य देवियोंकी उत्पत्ति हुई है वही मूलप्रकृति और वही ईश्वरी हैं उनमें अपूर्णताका लेशमात्र नहीं है. वही तेजःस्वरूपा और वही त्रिगुणात्मिका है ॥ ६६ ॥ उनका वर्ण तप्त कांचनके समान उज्ज्वल है, उनका सौन्दर्य देखनेसे बोध होता है मानो एकबारही करोड सूर्य उदय हुए है कुछेक हास्यसे मुस्कुरातामुख संतत प्रसन्न और हस्त संख्यामें सहस्र हैं॥ ६७ ॥ और सब हाथोंमेंही अनेक प्रकारके अस्त्र शस्त्र है उन त्रिलो

करती है ॥ ४६ ॥ अनन्तर शत वर्ष काल व्यतीत होनेपर
कृष्णके संगमें अवस्थित हैं अधिक क्या ? श्रीकृष्णके वक्षस्थलका आश्रय करके अवस्थान करती है ॥ ४६ ॥ अनन्तर शत वर्ष काल व्यतीत होनेपर
उस सुन्दरीने सुवर्णके समान वर्णयुक्त एक बालक उत्पन्न किया यह ( बालक ) ही विश्वाधारका एकमात्र आधार है ॥ ४७ ॥ तब श्रीकृष्णकी कान्ता
उस डिम्भको देखकर मनमें अत्यन्त दुःखी हुई और क्रोधमें भरकर उस डिम्भको ब्रह्माण्ड मध्यवर्ती सलिलमे डाल दिया ॥ ४८ ॥ यह देख श्रीकृष्ण हाहा
कार शब्द कर उठे और तिसी समय यथोचित शाप देकर कहा ॥ ४९ ॥ हे कोपने ! निष्ठुरे ! जब तुमने क्रोधमें भरकर अपने सन्तानको त्याग दियाहै
तब मैं कहता हूं कि, आजसे तुम निःसन्देह अपत्यसे वंचित होगी ॥ ५० ॥ इसके अतिरिक्त जो सब देवाङ्गना तुम्हारे अंशसे उत्पन्न होगी वह भी सब स्थिर
यौवन होकर तुम्हारे समान अपुत्र होंगी ॥५१॥ हे मुनिवर ! श्रीकृष्ण इसप्रकार शाप देही रहे थे उसी अवसरमें सहसा उस श्रीकृष्णप्रियाकी जिह्वाके

शतमन्वंतरांतेचकालेतीतेतुसुंदरी ॥ सुषावडिम्भंस्वर्णाभंविश्वाधारालयंपरम् ॥ ४७ ॥ दृष्ट्वाडिंभंचसादेवीहृदयेनव्यदूयत ॥ उत्ससर्जचको
पेनब्रह्मांडगोलकेजले ॥ ४८ ॥ दृष्ट्वाकृष्णश्चतत्त्यागंहाहाकारंचकारह ॥ शशापदेवींदेवेशस्तत्क्षणंचयथोचितम् ॥ ४९ ॥ यतोऽपत्यंत्वयात्य
क्तंकोपशीलेचनिष्ठुरे ॥ भवत्वमनपत्याऽपिचाद्यप्रभृतिनिश्चितम् ॥ ५० ॥ यायास्त्वदंशरूपाश्चभविष्यंतिसुरस्त्रियः ॥ अनपत्याश्चताःसर्वा
स्त्वत्समानित्ययौवनाः ॥ ५१ ॥ एतस्मिन्नंतरेदेवीजिह्वाग्रात्सहसाततः ॥ आविर्बभूवकन्यैकाशुक्लवर्णामनोहरा ॥५२॥ श्वेतवस्त्रपरीधानावी
णापुस्तकधारिणी ॥ रत्नभूषणभूषाढ्यासर्वशास्त्राधिदेवता ॥ ५३ ॥ अथकालांतरेसाचद्विधारूपाबभूवह ॥ वामार्धांगाच्चकमलादक्षिणार्धाच्च
राधिका॥५४॥एतस्मिन्नंतरेकृष्णोद्विधारूपोबभूवसः ॥ दक्षिणार्धश्चद्विभुजोवामार्धश्चचतुर्भुजः ॥५५ ॥उवाचवाणींकृष्णस्तांत्वमस्यकामिनी
भव ॥ अत्रैवमानिनीराधातवभद्रंभविष्यति ॥ ५६ ॥ एवंलक्ष्मींचप्रददौतुष्टोनारायणाचय॥ सजगामचवैकुंठेताभ्यांसार्धंजगत्पतिः ॥ ५७ ॥

अग्रभागसे श्वेतवर्ण अति मनोरम एक कन्याकी उत्पत्ति हुई ॥ ५२ ॥ उसके वस्त्र सफेद हाथमें वीणा और पुस्तक और सब अंग रत्नमय भूषणोंसे विभूषित थे
वही सम्पूर्ण शास्त्रोंकी अधिदेवता है ॥५३॥ कुछ कालोपरान्त वह श्रीकृष्णप्रिया मूलप्रकृति दो भागमें विभक्त हुई उसके वाम अंगसे कमला और दक्षिणअंगसे
राधिकाकी उत्पत्ति हुई ॥५४॥ इसी अवसरमें श्रीकृष्ण भी द्विधा विभक्त हुए उनके दक्षिणार्द्धसे द्विभुज और वामार्द्धसे चतुर्भुज मूर्त्तिका आविर्भाव हुआ ॥
॥ ५५ ॥ तब श्रीकृष्णने-वीणाधारिणी वाणीसे कहा हे देवि ! तुम इस द्विभुज पुरुषकी कामिनी होवो और राधासे कहा हे राधे तुम अभिमानवती हो इस
कारण तुम मेरी पत्नी होवो तुम्हारा मंगल होगा ॥ ५६ ॥ श्रीकृष्णने सन्तुष्ट होकर लक्ष्मीको भी द्विभुज नारायणके हाथमें समर्पण किया फिर जगत्पति नारायण

स्पृहावती है॥ ३४॥ उसका रूप देखनेसे बोध होता है मानो एकवारही करोड चन्द्रमा उदय हुए हैं, उसका गमन देखकर राजहंस और मातङ्गका गर्व खर्व होजाता है ॥ ३५॥ हे मुनिवर! रासेश्वर रासक्रीडा रसिक श्रीकृष्ण देव क्षणकाल अपाङ्गमें उसको देख फिर उसका हाथ पकड रासमंडलमें जाय रासक्रीडा आरम्भ करी॥ ३६॥ मानो श्रृङ्गारदेव स्वयं मूर्त्तिमान् होकर विविध श्रृङ्गार सुख संभोग करने लगे यही क्या? इस क्रीडामें ब्रह्माका एक दिन बीतगया॥ ३७॥ तब जगत्पिताने थकित होकर शुभकालमें उस वामाङ्गसंभूता रमणीकी योनिमें गर्भाधान किया॥ ३८॥ प्रकृति देवी श्रीकृष्णके निपीडनसे बहुत थकगई थी इस कारण सुरतके अन्तमें उनके गात्रसे पसीना निकलने लगा॥ ३९॥ और घनघन श्वास चलने लगा, उनके ही पसीनेने जलरूपमें परिणत होकर सम्पूर्ण विश्वको आच्छादित किया ॥ ४० ॥

कोटिचंद्रप्रभामृष्टपुष्टशोभासमन्विताम् ॥ गमनेनराजहंसगजगर्वविनाशिनीम्॥ ३५ ॥ दृष्ट्वातांतुतयासार्धंरासेशोरासमंडले ॥ रासोल्लासेसु रसिकोरासक्रीडांचकारह ॥ ३६ ॥ नानाप्रकारश्रृंगारंश्रृंगारोमूर्तिमानिव ॥ चकारसुखसंभोगंयावद्वैब्रह्मणोदिनम् ॥ ३७ ॥ ततःसचपरिश्रां तस्तस्यायोनौजगत्पिता ॥ चकारवीर्याधानंचनित्यानंदेशुभक्षणे ॥ ३८ ॥ गात्रतोयोपितस्तस्याःसुरतांतेचसुव्रत ॥ निःससारश्रमजलं श्रांतायास्तेजसाहरेः ॥ ३९ ॥ महाक्रमणक्लिष्टायानिःश्वासश्चबभूवह ॥ तदावव्रेश्रमजलंतत्सर्वंविश्वगोलकम् ॥ ४०॥ सचनिःश्वासवा युश्चसर्वाधारोबभूवह ॥ निःश्वासवायुःसर्वेषांजीविनांचभवेषुच ॥४१॥ बभूवमूर्तिमद्वायोर्वामांगात्प्राणवल्लभा ॥ तत्पत्नीसाचतत्पुत्राःप्राणाः पंचचजीविनाम् ॥ ४२ ॥ प्राणोपानःसमानश्चोदानव्यानौचवायवः ॥ बभूवुरेवतत्पुत्राअधःप्राणाश्चपंचच ॥ ४३ ॥ घर्मतोयाधिदेवश्चबभूव वरुणोमहान् ॥ तद्वामांगाच्चतत्पत्नीवरुणानीबभूवसा ॥ ४४ ॥ अथसाकृष्णचिच्छक्तिःकृष्णगर्भंदधारह ॥ शतमन्वंतरंयावज्ज्वलंतीब्रह्मतेज सा ॥ ४५ ॥ कृष्णप्राणाधिदेवीसाकृष्णप्राणाधिकप्रिया॥कृष्णस्यसंगिनीशश्वत्कृष्णवक्षःस्थलस्थिता ॥ ४६ ॥

और वह निश्वास वायुही वायुरूप धारण करके जगतवासी मनुष्योंके जीवनरूपमें परिणत हुआ॥ ४१॥ वायुदेवके वामाङ्ग जिस रमणीरत्नकी उत्पत्ति होती है वही इन वायुदेवकी पत्नी और उसकेही संसर्गसे प्राण अपान समान उदान और व्यान नामक जो पंचपुत्रोंकी उत्पत्ति होती है वही जीवोंके पांच प्राण है. उनके अतिरिक्त वायुपत्नीके गर्भसे नागादि और पांच अधः प्राणकी उत्पत्ति हुईहै ॥ ४२ ॥ ४३॥ पसीनेके जलसे जिस जलकी उत्पत्ति हुई; वरुणदेव उसके अधिष्ठाता और वरुणदेवके वामाङ्गसे जिस रमणीकी उत्पत्ति हुई वही वरुणपत्नी वरुणानी हैं॥ ४४॥ इस ओर श्रीकृष्णकी ज्ञानरूपा शक्तिने श्रीकृष्णके सहवाससे शत मन्वन्तर पर्यन्त गर्भ धारण किया ब्रह्मतेजसे उसके शरीरने उज्ज्वल ज्योति धारण की ॥ ४५ ॥ कृष्णही उसके जीवन और वही कृष्णको प्राणोसे भी प्रियपदार्थ है, सदाही

वही परमात्मा वही परब्रह्म कृष्णनामसे अभिहित होते हैं 'कृषि' शब्द श्रीकृष्णकी भक्ति वाचक और "न" उनका दास्यवाचक है ॥२४॥ अतएव जो भक्ति और दास्यके दाता हैं वही कृष्ण है प्रकारान्तरमें "कृषि" शब्दका अर्थ सकल और "न" शब्दका अर्थ बीज है॥ २५॥ सुतरा जो सबके बीज अर्थात् सबके उत्पन्न कर्ता हैं वही कृष्ण है. जब सबसे पहिले उन्होने इस विश्वको उत्पन्न करने की इच्छा की तब एक मात्र श्रीकृष्णके अतिरिक्त अन्य कोई विद्यमान नहीं था अंतमें वही प्रभु कालप्रेरित होकर अंशसे सृष्टिकार्यमे उद्योगीहुए ॥२६॥ फिर उन्हीं स्वेच्छामयके स्वीय इच्छानुसार द्विधा विभक्त होनेपर उनका वाम भाग स्त्री और दहिना अंग पुरुषरूपमे परिणत होता है ॥२७॥ तब वह सनातन महाकामी कामके एकमात्र आधार लोचन लोभनीय शोभायमान कमलके समान वामांग संभूता

सचाऽऽत्मासपरंब्रह्मकृष्णइत्यभिधीयते ॥ कृपिस्तद्भक्तिवचनोनश्चतद्दास्यवाचकः ॥ २४ ॥ भक्तिदास्यप्रदातायःसचकृष्णःप्रकीर्तितः ॥ कृपिश्चसर्ववचनोनकारोबीजमेवच ॥ २५ ॥ सकृष्णःसर्वस्रष्टाऽऽदौसिसृक्षन्नेकएवच ॥ सृष्ट्युन्मुखस्तदंशेनकालेनप्रेरितःप्रभुः ॥ २६ ॥ स्वेच्छामयःस्वेच्छयाचद्विधारूपोबभूवह ॥ स्त्रीरूपोवामभागांशोदक्षिणांशःपुमान्स्मृतः ॥ २७ ॥ तांददर्शमहाकामीकामाधारांसनातनः ॥ अतीवकमनीयांचचारुपंकजसन्निभाम् ॥ २८ ॥ चंद्रबिंबविनिंद्यैकनितंबयुगलांपराम् ॥ सुचारुकदलीस्तंभनिंदितश्रोणिसुंदरीम् ॥ २९ ॥ श्रीयुक्तश्रीफलाकारस्तनयुग्ममनोरमाम् ॥ पुष्पजुष्टांसुवलितांमध्यक्षीणांमनोहराम् ॥ ३० ॥ अतीवसुंदरींशांतांसस्मितांवक्रलोचनाम् ॥ वह्निशुद्धांशुकाधारांरत्नभूषणभूषिताम् ॥ ३१ ॥ शश्वच्चक्षुश्चकोराभ्यांपिबंतीसततंमुदा ॥ कृष्णस्यमुखचंद्रंचचंद्रकोटिविनिंदितम् ॥ ३२ ॥ कस्तूरीबिंदुनासार्धमधश्चंदनबिंदुना ॥ समंसिंदूरबिंदुंचभालमध्यचबिभ्रतीम् ॥ ३३ ॥ वक्रिमंकबरीभारंमालतीमाल्यभूषितम् ॥ रत्नेंद्रसारहारंचदधतीकांतकामुकीम् ॥ ३४ ॥

रमणीपर दृष्टिपात करते हैं॥ २८॥ इस स्त्रीके दोनों नितम्ब चन्द्रमण्डलका तिरस्कार करते हैं उसके दोनों ऊरु देखनेसे कदली स्तम्भ स्तंभित हो जायँ॥ २९॥ उसके दोनों स्तनोंके देखनेसे शोभायमान दो श्रीफलकी भ्रांति होती है कबरी बंधनमें पुष्प गुँथे हुए कमर अत्यन्त पतली देखनेमें अत्यन्त मनोहर॥ ३०॥ अतीव सुंदर, मूर्ति अतिशान्त, मुखमें सदा हास्य, दृष्टि पैरोंमें लगी हुई पहरनेके अनलमें विशुद्ध उत्कृष्ट वस्त्र, सर्वाङ्ग रत्नमय भूषणोंसे भूषित हैं॥ ३१॥ उसके नयन चकोर आनंदसे निरन्तर श्रीकृष्णके करोड चन्द्र लजानेवाले मुखचन्द्रको पान करते है॥ ३२॥ उसके ललाटमें सिन्दूरबिन्दु उसके ऊपर चन्दनबिन्दु और उसके ऊपर कस्तूरी लगी हुई है॥ ३३॥ उसके मस्तकका कबरीभार कुछेक वक्र, वहभी फिर मालतीमालसे विभूषित, गलेमे सर्वोत्कृष्ट रत्नहार विराजित और वह सदा केवल स्वामीके प्रति

वह कहते है कि, तेजस्विके विना किसप्रकार तेजकी उत्पत्ति होगी ? अतएव जो ज्योतिमण्डलके मध्यभागमें विराजमान रहते है वही परब्रह्म, वही तेजस्वीपुरुष, वही परात्पर ॥ १५ ॥ वही इच्छामय वही सर्वरूपी और वही सब कारणोका कारण है और उनका रूप अत्यन्त मनोहर है ॥ १६ ॥ वह अवस्थामे किशोर उनकी मूर्त्ति अति शान्त और सबसे कमनीय है । वह परात्पर है, उनका श्यामाङ्ग नवीन मेघके समान आभासमान है ॥ १७ ॥ उनके दोनो नेत्रोने मध्याह्नके कमलोंकी शोभाका तिरस्कार किया है, उनके दांतोंकी पंक्ति देखनेसे मुक्तापंक्ति भी लज्जित होती है ॥ १८ ॥ उनके चूडामे मयूरपिच्छ गलेमे मालतीमाला नासिका अत्यन्त मनोहर और मुखमे हास्य सदा विराजमान है । भक्तोंके प्रति दया प्रकाश करनेमें उनके समान दूसरा कोई नहीं है ॥ १९ ॥ पहरनेके पीताम्ब

वदंतिचैवतेकस्यतेजस्तेजस्विनाविना ॥ तेजोमंडलमध्यस्थंब्रह्मतेजस्विनंपरम् ॥ १५ ॥ स्वेच्छामयंसर्वरूपंसर्वकारणकारणम् ॥ अतीवसु न्दरंरूपंबिभ्रंतंसुमनोहरम् ॥ १६ ॥ किशोरवयसंशांतंसर्वकांतंपरात्परम् ॥ नवीननीरदाभासधामैकंश्यामविग्रहम् ॥ १७ ॥ शरन्मध्याह्नप द्मौघशोभामोचनलोचनम् ॥ मुक्ताच्छविविनिंद्यैकदंतपंक्तिमनोरमम् ॥ १८ ॥ मयूरपिच्छचूडंचमालतीमाल्यमंडितम् ॥ सुनसंसस्मितंकांतं भक्तानुग्रहकारणम् ॥ १९ ॥ ज्वलदग्निविशुद्धैकपीतांशुकसुशोभितम् ॥ द्विभुजंमुरलीहस्तंरत्नभूषणभूषितम् ॥ २० ॥ सर्वाधारंचसर्वेशंसर्व शक्तियुतंविभुम् ॥ सर्वैश्वर्यप्रदंसर्वस्वतंत्रंसर्वमंगलम् ॥२१॥ परिपूर्णतमंसिद्धंसिद्धेशंसिद्धिकारकम् ॥ ध्यायंतेवैष्णवाःशश्वद्देवदेवंसनातनम्॥ ॥ २२ ॥ जन्ममृत्युजराव्याधिशोकभीतिहरंपरम् ॥ ब्रह्मणोवयसायस्यनिमेषउपचर्यते ॥ २३ ॥

रने मानो प्रज्वलित अग्निके समान द्युति धारण की है। आजानुलम्बित दोनों हाथोंमें मुरली विराजमान और सम्पूर्ण अंग रत्नमयभूषणोंसे भूषित है ॥ २० ॥ वह जगत्के एक मात्र आधार सबके प्रभु और सर्व शक्तिमान् विभु हैं। वह सबको सर्व प्रकार ऐश्वर्य और मंगल प्रदान करते हैं. वह किसीके अधीन नहीं है ॥२१ ॥ उनमे अपूर्णताका लेश मात्रभी नहीं है। वह स्वयं सिद्धपुरुष और समस्त सिद्धपुरुषोंमें प्रधान हैं सबको ही सिद्धि प्रदान करते हैं. वैष्णवगण निरन्तर उन्हीं सनातन देवदेव श्रीकृष्णका ध्यान करते हैं ॥ २२ ॥ उनके प्रसादसे मनुष्योंको जन्म, मृत्यु, जरा, व्याधि, शोक और भयका लेश मात्रभी नहीं रहता. उनका एक निमेष ब्रह्माकी आयुका परिमाण हैं ॥ २३ ॥

नारायणने कहा हे देवर्षे । आत्मा, नभोमंडल, काल, दशदिक् विश्वोके, गोलक, गोलोक ॥ ५ ॥ और जिसकी अपेक्षा निम्नभाग स्थित वैकुण्ठधाम जिस प्रकार नित्य पदार्थ है, परब्रह्मरूपिणीकी मायारूपिणी, मूलप्रकृति भी उसी प्रकार नित्य पदार्थ है ॥ ६ ॥ अग्नि और दाहिकाशक्ति, चन्द्र और रमणीयता, कमल और शोभा रवि और प्रभा जिसप्रकार अभिन्नभावसे सदा परस्पर संयुक्त रहते है आत्मा और प्रकृति भी उसी प्रकार अभिन्नभावसे परस्पर मिलित रहती हैं ॥ ७ ॥ जैसे सुनार सुवर्णके विना कुण्डल और कुंभार मट्टीके विना घट बनानेमे समर्थ नहीं है ॥ ८ ॥ इसप्रकार आत्मा सर्वशक्तिस्वरूपा प्रकृतिके विना कोई कार्य नहीं कर सकता. अतएव आत्मा प्रकृतिकी सहायतासे ही सर्व शक्तिमान् है ॥ ९ ॥ "शं" ऐश्वर्यवाचक और "क्ति" पराक्रमवाचक है. सुतरां

श्रीनारायणउवाच ॥ नित्यआत्मानभोनित्यंकालोनित्योदिशोयथा ॥ विश्वानांगोलकंनित्यंनित्योगोलोकएवच ॥५॥ तदेकदेशोवैकुंठोन म्रभागानुसारकः ॥ तथैवप्रकृतिर्नित्याब्रह्मलीलासनातनी ॥ ६ ॥ यथाग्नौदाहिकाचंद्रेपद्मेशोभाप्रभारवौ ॥ शश्वद्युक्तानभिन्नासातथाप्रकृतिरात्मनि ॥ ७ ॥ विनास्वर्णंस्वर्णकारः कुंडलंकर्तुमक्षमः ॥ विनामृदाघटंकर्तुंकुलालोहिनहीश्वरः ॥ ८॥ नहिक्षमस्तथात्माचसृष्टिंस्रष्टुंतया विना ॥ सर्वशक्तिस्वरूपासाययाचशक्तिमान्सदा॥९॥ऐश्वर्यवचनःशश्चक्तिःपराक्रमएवच ॥तत्स्वरूपातयोर्दात्रीसाशक्तिःपरिकीर्तिता॥१०॥ ज्ञानंसमृद्धिःसंपत्तिर्यशश्चैवबलंभगः ॥ तेनशक्तिर्भगवतीभगरूपाचसासदा ॥ ११ ॥ तयायुक्तःसदात्माचभगवांस्तेनकथ्यते॥सचस्वेच्छामयोदेवःसाकारश्चनिराकृतिः ॥ १२ ॥ तेजोरूपंनिराकारंध्यायंतेयोगिनःसदा ॥ वदंतिचपरंब्रह्मपरमानंदमीश्वरम् ॥ १३ ॥ अदृश्यंसर्वद्रष्टारं सर्वज्ञंसर्वकारणम् ॥ सर्वदंसर्वरूपंतं वैष्णवास्तन्नमन्वते ॥ १४ ॥

ऐश्वर्य और पराक्रमस्वरूपा एवं इन दोनोंकी दात्री होनेसे मूलप्रकृति शक्तिनामसे कही गई हैं ॥ १० ॥ भगशब्द ज्ञान, समृद्धि सम्पत्ति, यश और बलवाचक है. अतएव मूलप्रकृतिकी यह सब ज्ञानादिशक्ति विद्यमान रहनेसे उनको भगवती भी कहते है ॥ ११ ॥ आत्मा सदा शक्तिरूपा भगवतीके संग सम्मिलन होनेके कारण भगवान् नामसे अभिहित हुआ है. भगवान् स्वयं इच्छामय देव है इसीलिये वह कभी साकार और कभी निराकार होते है ॥ १२ ॥ योगीगण सदा इन्हीं निराकार भगवान्की तेजोमूर्तिकी भावना और उनकोही परमानन्दरूपी, परब्रह्म, परमेश्वर कहकर कीर्त्तन करते हैं ॥ १३ ॥ यद्यपि वह अदृश्य, सर्वद्रष्टा, सर्वज्ञ, सर्वकारण, सर्वदाता और सर्वरूपी हैं किन्तु वैष्णवगण यह बात स्वीकार नहीं करते ॥ १४ ॥

राधाकी पूजा हुई॥ १५२॥कार्तिकी पूर्णमासीकी रजनीमें परमात्मरूपी भगवान् श्रीकृष्णने गोलोकधाम रासमंडलमें देवी राधाकी प्रथम पूजा करी, फिर श्रीकृष्ण
की अनुमतिसे सम्पूर्ण गोप सम्पूर्ण गोपिका तथा सम्पूर्ण बालक बालिका॥ १५३॥गोपजननी सुरभी और अन्यान्य गोपोंने उनकी पूजा की.यही क्या?तबसेही
ब्रह्मादि देवता और मुनिपर्यन्त अत्यन्त भक्तिसहित॥ १५४॥धूपदीपादि विविध उपहारद्वारा परमानन्दसे श्रीराधाकी पूजामें रत हुए हैं. भूतलमें राधाका प्रथम
सुयज्ञराजाने पूजन किया॥ १५५॥भगवान् शंकरके उपदेशानुसार इस पुण्यक्षेत्र भारत भूमिमें राजा सुयज्ञने पूजा करी. फिर परमात्मरूपी भगवान् श्रीकृष्णकी
आज्ञानुसार तीनों लोकोंमें ॥ १५६॥ सर्वत्र उनकी पूजा प्रचलित हुई है, मुनिगण भक्तिपूर्वक पुष्प धूपादि विविध उपहारसे सर्वदा देवी राधिकाकी पूजा करते
हैं हे वत्स नारद ! इनके अतिरिक्त प्रकृतिके अंशसे जो सब देवी उत्पन्न हुई हैं भारतमें वह सबही पूजित होती हैं ॥ १५७ ॥ यही क्या ? ग्राममें ग्राम्य देवी
पौर्णमास्यांकार्तिकस्यकृष्णेनपरमात्मना॥गोपिकाभिश्चगोपैश्चबालिकाभिश्चबालकैः ॥५२॥गवांगणैः सुरभ्याचतत्पश्चादाज्ञयाहरेः ॥ तदा
ब्रह्मादिभिर्देवैर्मुनिभिः परयामुदा॥५४॥पुष्पधूपादिभिर्भक्त्यापूजितावंदितासदा॥ पृथिव्यांप्रथमंदेवी सुयज्ञेनैवपूजिता ॥५५॥ शंकरेणोपदि
ष्टेनपुण्यक्षेत्रेचभारते ॥ त्रिपुलोकेपुतत्पश्चादाज्ञयापरमात्मनः ॥१५६॥ पुष्पधूपादिभिर्भक्त्या पूजितामुनिभिःसदा॥ कलायायाः समुद्भूताः
पूजितास्ताश्चभारते ॥५७॥ पूजिताग्रामदेव्यश्चग्रामेचनगरेमुने ॥ एवंतेकथितंसर्वंप्रकृतेश्चरितंशुभम् ॥१५८॥ यथागमंलक्षणंचकिंभूयः श्रोतु
मिच्छसि ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेनवमस्कंधेप्रथमोऽध्यायः ॥१॥नारदउवाच॥ समासेनश्रुतंसर्वंदेवीनांचरितंप्रभो॥विबोधनायबो
धस्यव्यासेनवक्तुमर्हसि ॥१॥ सृष्टेराद्यासृष्टिविधौकथमाविर्बभूवह ॥ कथंवापंचधाभूतावदवेदविदांवर ॥२॥ भूतायय्यांशकलयातयात्रिगुणया
भवे ॥ व्यासेनतासांचरितंश्रोतुमिच्छामिसांप्रतम्॥३॥ तासांजन्मानुकथनंपूजाध्यानविधिंबुध ॥ स्तोत्रंकवचमैश्वर्यंशौर्यंवर्णयमंगलम् ॥४॥
वनमें वनदेवी और नगरमें नगरदेवीकी पूजा होती है.हे वत्स नारद! यह मैंने तुमसे शास्त्रानुसार सम्पूर्ण प्रकृतियोंके शुभचरित्र वर्णन किये ॥ १५८॥शास्त्रानुसार
लक्षण कहे. अब क्या सुननेकी इच्छा है ? सो कहो ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे नवमस्कन्धे भाषाटीकायां प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ देवर्षि नारदने
नारायणसे कहा हे प्रभो ! आपने जो संक्षेपसे पंच प्रकृति देवीका चरितविषय कहा वह मैंने सुना पर अब विस्तारसे कहिये ॥ १ ॥ आप वेदवेत्ताओंमें अग्रणी
हैं इसकारण पूँछता हूं कि, इस जगत्प्रपंचके पहिलेही मूल प्रकृति आद्याशक्तिकी सृष्टि क्यों हुई और किस निमित्त वह पांच प्रकारसे हुई ॥ २ ॥ कैसे त्रिगुण
रूपिणी होकर पांच भागोंमें विभक्त हुई ? यह आनुपूर्वीसे सब सुननेकी इच्छा है ॥ ३ ॥ अतएव अब आप उनके मंगलदायक जन्मका वृत्तान्त पूजाप्रकरण,
ध्यानविधि, स्तोत्रकवच महिमा और प्रभाव-विषय सब विस्तारपूर्वक कहिये ॥ ४ ॥

साधनमें तत्पर होती है और जो तमोगुणसे उत्पन्न हैं वही अज्ञात कुलशील अधम कही गई हैं ॥ १४२ ॥ उनके समान दुर्मुख कुलनाशक धूर्त स्वाधीन ताप्रिय और कलहनिपुण दूसरी स्त्रिये दिखाई नहीं देतीं. ऐसी स्त्रियें मर्त्यलोकमें कुलटा और स्वर्लोकमें अप्सरा कहाती है ॥ १४३ ॥ यद्यपि पुंश्चली भी प्रकृतिका अंश है किन्तु वह तमोगुणात्मक है यह तो प्रकृतिका स्वरूप वर्णन किया ॥ १४४ ॥ अतएव पुण्यक्षेत्र भारतभूमिमें समुदाय प्रकृति देवीकी पूजा करना सम्यक् प्रकार उचित है. पूर्वकालमें सुरथराजाने दुर्गति नाशिनी मूलप्रकृति दुर्गाकी पूजा की थी ॥ १४५ ॥ इसके पीछे श्रीरामचन्द्रजीने रावणके मारनेकी इच्छासे उनकी पूजा करी फिर तीनों लोकोंमे उनकी पूजाका प्रचार हुआ ॥ १४६ ॥ उन्होंनेही प्रथम दक्षकी कन्यारूपमे जन्म ग्रहण किया उन्होंनेही दैत्यकुल और दानवकुलको संहार किया था. उन्होंनेही दक्षके यज्ञ समयमें पतिनिन्दा सुन अपना देह त्याग फिर जन्मग्रहण किया था ॥१४७॥

दुर्मुखाःकुलहाधूर्ताःस्वतंत्राःकलहप्रियाः ॥ पृथिव्यांकुलटायाश्चस्वर्गेचाप्सरसांगणाः ॥ ४३ ॥ प्रकृतेस्तमसश्चांशाःपुंश्चल्यःपरिकीर्तिताः ॥ एवंनिगदितंसर्वंप्रकृतेरूपवर्णनम् ॥ ४४ ॥ ताःसर्वाःपूजिताःपृथ्व्यांपुण्यक्षेत्रेचभारते ॥ पूजितासुरथेनादौदुर्गादुर्गतिनाशिनी ॥ १४५ ॥ ततःश्रीरामचंद्रेणरावणस्यवधार्थिना ॥ तत्पश्चाज्जगतांमातात्रिषुलोकेषुपूजिता ॥ १४६ ॥ जातादौदक्षकन्यायानिहत्यदैत्यदानवान् ॥ ततो देहंपरित्यज्ययज्ञेभर्तुश्चनिंदया ॥ ४७ ॥ जज्ञेहिमवतःपत्न्यांलेभेपशुपतिपतिम् ॥ गणेशश्चस्वयंकृष्णःस्कंदोविष्णुकलोद्भवः ॥४८॥बभूवतु स्तौतनयौपश्चात्तस्याश्चनारद ॥ लक्ष्मीर्मंगलभूपेनप्रथमंपरिपूजिता ॥ ४९ ॥ त्रिषुलोकेषुतत्पश्चाद्देवतामुनिमानवैः ॥ सावित्रीचाऽश्वपतिनाप्रथमंपरिपूजिता ॥ १५० ॥ तत्पश्चात्त्रिषुलोकेषुदेवतामुनिपुंगवैः ॥ आदौसरस्वतीदेवीब्रह्मणापरिपूजिता ॥ ५१ ॥ तत्पश्चात्त्रिषुलोकेषुदेवतामुनिपुंगवैः ॥ प्रथमंपूजिताराधागोलोकेरासमंडले ॥ ५२ ॥

उन्होंनेही हिमाचल पत्नी मेनकाके गर्भसे जन्मग्रहण करके पशुपतिको पतिलाभ किया था. फिर कार्तिकेय और गणेश नामक पार्वतीके जो दो पुत्र उत्पन्न हुए तिनमें कार्तिकेय नारायणके अंश और गणपति स्वयं राधापति श्रीकृष्ण थे ॥ १४८ ॥ हे देवर्षे ! इन दो पुत्रोंके उपरान्त दुर्गासे जो लक्ष्मी देवीकी उत्पत्ति हुई प्रथम मङ्गलराजने उनकी पूजा की ॥ १४९ ॥ फिर त्रिलोकीमें क्या देवता क्या मनुष्य सब नेही उनकी पूजा करी. प्रथम तो राजा अश्वपतिने सावित्री देवीकी पूजा करी ॥ १५० ॥ फिर त्रिभुवनमे क्या देवता क्या मुनिगण, सबही उनकी पूजा करते हैं देवसिरस्वतीके उत्पन्न होनेपर सबसे पहिले भगवान् ब्रह्माजीने उनकी पूजा करी॥ १५१ ॥तबसे क्या श्रेष्ठतम मुनिगण, क्या देवतागण, सभी उनकी पूजा करते हैं गोलोकरासमंडलमें पहले

वरुणपत्नी, बलिराजाकी पत्नी विन्ध्यावली, मनोहर दमयन्ती, यशोदा,देवकी ॥ १३० ॥ गान्धारी, द्रौपदी, शैब्या, सत्यवती, वृषभानुपत्नी कुलीना राधाकी जननी ॥ १३१ ॥ मन्दोदरी, कौसल्या, कौरवी, सुभद्रा, रेवती, सत्यभामा, कालिन्दी, लक्ष्मणा ॥ १३२ ॥ जाम्बवती, नाग्नजिती, मित्रविन्दा, लक्ष्मणा, रुक्मिणी, सीता, यह स्वयं लक्ष्मी हैं ॥१३३॥ काली योजनगंधा महासती पतिव्रता व्यासजननी, वाणपुत्री उषा, उसकी सखी चित्रलेखा ॥ १३४ ॥ प्रभावती, भानुमती, सती मायावती, परशुरामकी जननी रेणुका, बलरामकी जननी रोहिणी॥१३५॥एकनन्दा और श्रीकृष्णकी भगिनी सती दुर्गा इत्यादि अन्यान्य अनेक कामिनी भारतमें प्रकृतिका अंशस्वरूप हैं ॥ १३६ ॥ इनके अतिरिक्त ग्रामदेवी भी प्रकृतिका अंश है और सब विश्वमें जितनी स्त्री विद्यमान हैं वह

वरुणानीप्रसिद्धाचबलेर्विंध्यावलिस्तथा॥कांताचदमयंतीचयशोदादेवकीतथा ॥१३०॥ गांधारीद्रौपदीशैब्यासाचसत्यवतीप्रिया ॥ वृषभानुप्रियासाध्वीराधामाताकुलोद्वहा ॥ ३१ ॥मंदोदरीचकौसल्यासुभद्राकौरवीतथा ॥ रेवतीसत्यभामाचकालिंदीलक्ष्मणातथा ॥ ३२ ॥ जांबवतीनाग्नजितिर्मित्रविंदातथापरा ॥ लक्ष्मणारुक्मिणीसीतास्वयंलक्ष्मीःप्रकीर्तिता ॥ ३३ ॥ कालीयोजनगंधाचव्यासमातामहासती ॥ बाणपुत्रीतथोषाचचित्रलेखाचतत्सखी ॥ ३४ ॥ प्रभावतीभानुमतीतथामायावतीसती ॥ रेणुकाचभृगोर्माताराममाताचरोहिणी ॥ १३५ ॥ एकनंदाचदुर्गासाश्रीकृष्णभगिनीसती ॥ बह्व्यःसत्यःकलाश्चैवप्रकृतेरेवभारते ॥ ३६ ॥ यायाश्चग्रामदेव्यःस्युस्ताःसर्वाःप्रकृतेःकलाः ॥कलांशांशसमुद्भूताःप्रतिविश्वेषुयोषितः ॥ ३७॥ योषितामवमानेनप्रकृतेश्चपराभवः ॥ ब्राह्मणीपूजितायेनपतिपुत्रवतीसती ॥ ३८ ॥ प्रकृतिःपूजितातेनवस्त्रालंकारचंदनैः ॥ कुमारीचाष्टवर्षायावस्त्रालंकारचंदनैः ॥३९ ॥ पूजितायेनविप्रस्यप्रकृतिस्तेनपूजिता ॥ सर्वाःप्रकृतिसंभूताउत्तमाधममध्यमाः ॥ १४० ॥ सत्त्वांशाश्चोत्तमाज्ञेयाःसुशीलाश्चपतिव्रताः ॥ मध्यमाराजसश्चांशास्ताश्चभोग्याःप्रकीर्तिताः ॥ ४१ ॥ सुखसंभोगवश्याश्चस्वकार्यतत्पराःसदा ॥ अधमास्तमसश्चांशाअज्ञातकुलसंभवाः ॥ ४२ ॥

सब प्रकृतिके अंशसे उत्पन्न हुई हैं ॥ १३७ ॥ अतएव स्त्रीका अपमान करनेसे प्रकृतिका अपमान होता है. पतिपुत्रवती पतिव्रता ब्राह्मणीकी वस्त्र अलंकार और चन्दनादिसे पूजा करनेपर ॥ १३८ ॥ प्रकृतिकी पूजा हो जाती है यही क्या वस्त्रालंकार और चन्दनादिसे अष्टवर्षीय ब्राह्मण कुमारीकी पूजा करनेपरभी ॥ १३९ ॥ प्रकृति देवी पूजित होती है. उत्तम मध्यम और अधम सभी प्रकृतिसंभूत हैं ॥१४०॥ जो रमणी सत्त्वगुणके अंशसे उत्पन्न है, वही उत्तम सुशील और पतिव्रता है जो रजोगुणके अंशसे उत्पन्न है वह मध्यम हैं और भोग्या हैं ॥ १४१ ॥ और भोगविषयमें अत्यन्त अनुरक्त होकर अपने कार्य

संख्या (गणना) करनेमें समर्थ नहीं होते. क्षुधा और पिपासा दोनों लोभकी पत्नी हैं यह धन्या, मान्या और जगत्पूज्या हैं ॥ ११९ ॥ इन दोनोके विद्यमान न होनेसे जगत्के सब जीव एकवारही चिन्तासागरमें निमग्न हो जाते हैं. प्रभा और दाहिका यह दोनो तेजकी भार्या है ॥ १२० ॥ इन दोनोके न होनेसे जगदीश्वर कभी जगत्की सृष्टि और नियमित व्यवस्था व्यवस्थापित नहीं कर सकते. मृत्यु और जरा दोनों कालकी कन्या है किन्तु ज्वरकी प्रियतमा पत्नी हैं ॥ ॥ १२१ ॥ इनके न होनेसे विधातृविहित सम्पूर्ण सृष्टि वृद्धिकोही प्राप्त होती नष्ट न होती. देवी तन्द्रा और प्रीति दोनो निद्राकी कन्या है यह दोनों सुखकी प्रियतमा भार्या है ॥ १२२ ॥ यह दोनो संपूर्ण जगत्में व्याप्त कर अवस्थान करती हैं हे मुनिवर ! जगत्पूज्य श्रद्धा और भक्ति, वैराग्यकी भार्या हैं ॥१२३॥

याभ्यांव्याप्तंजगत्सर्वंनित्यंचितातुरंभवेत् ॥ प्रभाचदाहिकाचैवद्वेभार्येतेजसस्तथा ॥ १२० ॥ याभ्यांविनाजगत्स्रष्टुंविधातुंचनहीश्वरः ॥
कालकन्येमृत्युजरेप्रज्वारस्यप्रियाप्रिये ॥ २१ ॥ याभ्यांजगत्समुच्छिन्नंविधात्रानिर्मितंविधौ ॥ निद्राकन्याचतंद्रासाप्रीतिरन्यासुखप्रिये ॥
॥२२॥ याभ्यांव्याप्तंजगत्सर्वंविधिपुत्रविधेर्विधौ ॥ वैराग्यस्यचद्वेभार्येश्रद्धाभक्तिश्चपूजिते॥२३॥ याभ्यांशश्वज्जगत्सर्वंयज्जीवन्मुक्तिमन्मुने॥
अदितिर्देवमाताचसुरभीचगवांप्रसूः ॥ २४ ॥ दितिश्चदैत्यजननीकद्रूश्चविनतादनुः ॥ उपयुक्ताःसृष्टिविधौएतास्तुकीर्तिताःकलाः ॥१२५॥
कलाअन्याःसंतिबह्वचस्तासुकाश्चिन्निबोधमे ॥ रोहिणीचंद्रपत्नीचसंज्ञासूर्यस्यकामिनी ॥ १२६ ॥ शतरूपामनोर्भार्याशचींद्रस्यचगेहिनी ॥
तारावृहस्पतेर्भार्यावसिष्ठस्याऽप्यरुंधती ॥ २७ ॥ अहल्यागौतमस्त्रीसाऽप्यनसूयाऽत्रिकामिनी ॥ देवहूतीकर्दमस्यप्रसूतिर्दक्षकामिनी ॥२८॥
पितृणांमानसीकन्यामेनकासांऽबिकाप्रसूः ॥ लोपामुद्रातथाकुंतीकुबेरकामिनीतथा ॥ २९ ॥

इन दोनोंके विद्यमान होनेसे विश्वको सब मनुष्य जीवन्मुक्तके समान अवस्थान कर सकते हैं इनके अतिरिक्त देव माता अदिति, गोजननी सुरभी ॥ १२४ ॥ दैत्यजननी दिति,नागमाता कद्रू,खगेन्द्रजननी विनता और दानवमाता दनु यह सभी सृष्टिकार्यकी विशेष उपयोगिनी है किन्तु सब मूलप्रकृतिकी कला हैं१२५॥ इनके अतिरिक्त अन्यान्य जो प्रकृतिकी कला विद्यमान है, उनके कितनोहीके नाम कहता हूं सुनो । चन्द्रकी पत्नी रोहिणी, सूर्यकी भार्या संज्ञा ॥ १२६ ॥ मनुपत्नी शतरूपा, इन्द्रपत्नी शची, बृहस्पतिकी भार्या तारा, वसिष्ठकी पत्नी अरुन्धती ॥१२७॥ गौतमपत्नी अहल्या, अत्रिकी भार्या अनसूया, कर्दमकामिनी देवहूती, दक्ष भार्या प्रसूति ॥ १२८ पितरोंकी मानसी कन्या और अम्बिकाकी जननी मेनका, लोपामुद्रा, कुन्ती, कुबेरपत्नी ॥ १२९ ॥

६ इनका परम आदर करते है ॥ १०८ ॥ इनके न होनेसे जगत्के सम्पूर्ण मनुष्य मृतकवत् यशहीन होते. क्रिया उद्योगकी पत्नी है। इनका सभी सन्मान और महाआदर करते है ॥ १०९ ॥ हे मुनिवर नारद! जगत्में उद्योगकी पत्नी क्रिया यदि विद्यमान न होती तो सब मनुष्य एकवारही विधिहीन हो जाते. मिथ्या अधर्मकी पत्नी है। इस जगत्मे जितने धूर्त विद्यमान हैं वह सब इसका अत्यन्त आदर करते है ॥ ११० ॥ मिथ्याके न होनेसे विधाताका विधान किया सब धूर्तपन जगत्मे नहीं रहता सत्ययुगमें यह कभी किसीको दिखाई न दी. त्रेतासे ही इसके सूक्षतम शरीरका संचार हुआ है ॥ १११ ॥ जब द्वापर युग उपस्थित था तब इसके अवयव अर्धपुष्ट थे। इसके उपरान्त कलि प्रवृत्त हुआ तब इसके सम्पूर्ण अंग प्रत्यंग सब अवयव पुष्ट होगये तिस कालमें इसके समान वाचाल और व्यापिका दूसरी नहीं है ॥ ११२ ॥ उस समयसे यह अपने भ्राता कपटको संग लेकर मनुष्योंके घर घरमें भ्रमण करती है शान्ति और

ययाविनाजगत्सर्वंयशोहीनंमृतंयथा॥क्रियातूद्योगपत्नीचपूजितासर्वसंमता ॥९॥ ययाविनाजगत्सर्वविधिहीनंचनारद॥ अधर्मपत्नीमिथ्या सासर्वधूर्तैश्चपूजिता ॥१०॥ ययाविनाजगत्सर्वमुच्छिन्नंविधिनिर्मितम् ॥ सत्येअदर्शनायाचत्रेतायांसूक्ष्मरूपिणी॥११॥अर्धावयवरूपाचद्वा परेचैवसंवृता॥ कलौमहाप्रगल्भाच॥सर्वत्रव्यापिकाबलात् ॥१२॥ कपटेनसमंभ्रात्राभ्रमतेचगृहेगृहे ॥ शांतिर्लज्जाचभार्येद्वेसुशीलस्यचपूजिते ॥१३॥ याभ्यांविनाजगत्सर्वमुन्मत्तमिवनारद ॥ ज्ञानस्यतिस्रोभार्याश्चबुद्धिर्मेधाधृतिस्तथा ॥१४॥ याभिर्विनाजगत्सर्वंमूढंमत्तसमंसदा ॥ मूर्तिश्चधर्मपत्नीसाकांतिरूपामनोहरा ॥१५॥ परमात्माचविश्वौघोनिराधारोययाविना ॥ सर्वत्रशोभारूपाचलक्ष्मीर्मूर्तिमतीसती ॥ १६ ॥ श्रीरूपामूर्तिरूपाचमान्याधन्याऽतिपूजिता ॥ कालाग्नीरुद्रपत्नीचनिद्रासासिद्धयोगिनी ॥१७॥ सर्वेलोकाःसमाच्छन्नाययायोगेनरात्रिषु ॥ कालस्यतिस्रोभार्याश्चसंध्यारात्रिदिनानिच॥१८॥याभिर्विनाविधाताचसंख्यांकर्तुंनशक्यते॥क्षुत्पिपासेलोभभार्येधन्येमान्येचपूजिते ॥१९॥

लज्जा यह दोनोही सुशीलकी भार्या है ॥ ११३ ॥ इन दोनोके विद्यमान न होनेसे सम्पूर्ण जगत् एकवारही मूढ और उन्मत्तके समान हो जाता. बुद्धि मेधा और धृति, यह तीनों ज्ञानकी भार्या है ॥ ११४ ॥ इनके न होनेसे जगत्के संपूर्ण मनुष्य एकवारही मूढ और उन्मत्त हो जाते. मूर्ति धर्मदेवकी पत्नी है, यह सबकी कान्तिरूपिणी और अतीव मनोहारिणी है ॥ ११५ ॥ इनके न होनेसे परमात्मा आश्रयस्थान प्राप्त नहीं कर सकते इसकारण समस्त विश्व निरालम्ब हो जाता यह पतिव्रता सती मूर्ति शोभारूप ॥ ११६ ॥लक्ष्मीरूप, सर्वत्र मान्या धन्या और पूजिता है सिद्धियोगिनी निद्रा कालाग्नि रुद्रदेवकी पत्नी हैं॥ ११७॥ जिसके सम्बन्धसे जीवगण रात्रिकालमें समाच्छन्न होते है. सन्ध्या, रात्रि और दिन, यह तीन कालकी भार्या हैं ॥ ११८ ॥ इनके न होनेसे विधाता भी

यथाविनाहिविश्वेषुसर्वकर्महिनिष्फलम् ॥ स्वधापितॄणांपत्नीचमुनिभिर्मनुभिर्नरैः ॥ ९९ ॥ पूजितापितृदानंहिनिष्फलंचयया विना ॥
स्वस्तिदेवीवायुपत्नीप्रतिविश्वेषुपूजिता ॥१००॥ आदानंचप्रदानचनिष्फलंचययाविना ॥ पुष्टिर्गणपतेःपत्नीपूजिताजगतीतले ॥ १०१ ॥
ययाविनापरिक्षीणाःपुमांसोयोपितोऽपिच ॥ अनंतपत्नीतुष्टिश्चपूजितावंदिताभवेत् ॥ १०२ ॥ ययाविनानसंतुष्टाःसर्वलोकाश्चसर्वतः ॥
ईशानपत्नीसंपत्तिःपूजिताचसुरैर्नरैः ॥ १०३ ॥ सर्वेलोकादरिद्राश्चविश्वेषुचययाविना ॥ धृतिःकपिलपत्नीचसर्वैःसर्वत्रपूजिता॥ १०४ ॥
सर्वेलोकाअधैर्याश्चजगत्सुचययाविना ॥ सत्यपत्नीसतीमुक्तैःपूजिताजगतीप्रिया ॥ १०५ ॥ ययाविनाभवेल्लोकोबंधुतारहितःसदा ॥ मो
हपत्नीदयासाध्वीपूजिताचजगत्प्रिया ॥ ६ ॥सर्वेलोकाश्चसर्वत्रनिष्फलाश्चययाविना ॥ पुण्यपत्नीप्रतिष्ठासापूजितापुण्यदासदा ॥७ ॥यया
विनाजगत्सर्वंजीवन्मृतसमंमुने ॥ सुकर्मपत्नीसंसिद्धाकीर्तिर्धन्यैश्चपूजिता ॥ ८ ॥

यही क्या ? दक्षिणाके विना कोई कार्य सफल नहीं हो सकता. देवी स्वधा पितरोंकी पत्नी है क्या मनुष्यगण, क्या मनुगण, क्या मुनिगण ॥ ९९ ॥ सबही स्वधादेवीकी पूजा करते है । स्वधामंत्रके विना पितरोंको जो कुछ दान किया जाय, वह सब निष्फल हैं. देवी स्वस्ति वायुदेवकी पत्नी हैं इनका सम्पूर्ण विश्वमे आदर होता है ॥ १०० ॥ स्वस्ति देवीके विना क्या आदान, क्या प्रदान कोई कार्य फलदायक नहीं हो सकता. गणपतिकी पत्नीका नाम पुष्टि है जगत्मे सबही पुष्टिदेवीकी पूजा करते है ॥१०१॥ जगत्मे पुष्टिके विना क्या स्त्री क्या पुरुष, सभी अतिशय क्षीण होते हैं, तुष्टि अनन्तदेवकी पत्नी है पृथ्वीमें सर्वत्रही वह सत्कृत और वंदित होती हैं ॥ १०२ ॥ जिनके असद्भावसे पृथ्वीके किसी स्थानमे कोई मनुष्य सुखी नहीं हो सक्ता सम्पत्तिदेवी ईशानकी पत्नी हैं क्या देवता क्या मनुष्य सभी जिनका समान आदर करते है ॥ १०३ ॥ उनके न होनेसे जगत्के सभी मनुष्य दारिद्रदोषसे अत्यन्त पीडित होते है ॥ देवी धृति कपिलदेवकी सहधर्मिणी हैं जगत्के सब स्थानोंमेंही सब इनका समान आदर करते है॥ १०४ ॥यही क्या? इनके न होनेसे जगत्के सब मनुष्यही अत्यन्त अधैर्य होते देवी सती सत्यदेवकी पत्नी हैं यह जगत्प्रिय है मुक्तपुरुष सर्वदाही इनकी पूजा करते है ॥ १०५ ॥ सत्यप्रिया सती यदि विद्यमान न होती तो एकवारही सम्पूर्ण जगत् बन्धुता (बांधवपन) से वंचित होजाता पतिपरायणा दया, मोह, देवकी पत्नी है सबही जगत् इनका आदर करते है ॥ १०६ ॥ इनके न होनेसे पृथ्वीके सब मनुष्य सब विषयमें हताश होते देवी प्रतिष्ठा पुराणदेवकी पत्नी है इनका जितना यत्न करता है यह उनको उतनाही पुण्यप्रदान करती हैं ॥ ॥ १०७ ॥ अधिक क्या इनके विना पृथ्वीके समस्त मनुष्य जीवन्मृतके समान होते है, देवी कीर्ति सुकर्मकी पत्नी है यह स्वयं सिद्ध और कृतार्थ मनुष्य

रुष्ट होनेसे क्षणकालमें सब विश्वको संहार करनेमे समर्थ हैं ॥८७॥ जो समरमे शुंभ और निशुंभ दैत्योंको निपात करनेके लिये मूल प्रकृति दुर्गाके ललाट देशसे आविर्भूत हुई है, जो दुर्गाकी अर्धांशस्वरूपा और उनके समान गुणवती और तेजस्विनी है ॥८८॥जिनके शरीरकी कान्ति देखनेसे बोध होता है मानो एकही कालमें करोड सूर्य उदय हुए है जो सब शक्तियोंमें प्रधान और सबकी अपेक्षा अधिक बलवती है ॥ ८९ ॥ जो संपूर्ण लोकोंको सब प्रकारकी सिद्धि प्रदान करती है जो सर्व श्रेष्ठ और योगस्वरूपा है जो अतिशय कृष्णभक्त एवं तेज, गुण और विक्रममें कृष्णके समान है ॥ ९० ॥ निरन्तर श्रीकृष्णकी चिन्तासे जिनका शरीर कृष्णवर्ण होगया है जो सनातनी एक निश्वासमें संपूर्ण ब्रह्माण्ड विध्वंस कर सकती है ॥९१॥ जोकेवल क्रीडा और लोकशिक्षाके लिये दैत्योंके सहित समरमे प्रवृत्त हुई थीं जो पूजासे संतुष्ट होनेपर धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष इन चारों वर्गका फल प्रदान कर सकती है, वह काली भी प्रकृतिका अंश है ॥

दुर्गाललाटसंभूतारणेशुंभनिशुंभयोः ॥ दुर्गार्धांशस्वरूपासागुणेनतेजसासमा ॥ ८८ ॥ कोटिसूर्यसमाजुष्टपुष्टजाज्वलविग्रहा ॥ प्रधाना सर्वशक्तीनांबलाबलवतीपरा ॥ ८९ ॥ सर्वसिद्धिप्रदादेवीपरमायोगरूपिणी ॥ कृष्णभक्ताकृष्णतुल्यातेजसाविक्रमैर्गुणैः ॥ ९० ॥ कृष्णभावनयाशश्वत्कृष्णवर्णासनातनी ॥ संहर्तुंसर्वब्रह्माण्डंशक्तानिश्वासमात्रतः ॥ ९१ ॥ रणंदैत्यैःसमंतस्याःक्रीडयालोकशिक्षया ॥ धर्मार्थकामोक्षांश्चदातुंशक्ताचपूजिता ॥ ९२ ॥ ब्रह्मादिभिःस्तूयमानामुनिभिर्मनुभिर्नरैः ॥ प्रधानांशस्वरूपासाप्रकृतेश्चवसुंधरा॥ ९३ ॥ आधाररूपासर्वेषांसर्वसस्याप्रकीर्तिता ॥ रत्नाकरारत्नगर्भासर्वरत्नाकराश्रया ॥ ९४ ॥ प्रजाभिश्चप्रजेशैश्चपूजितावंदितासदा॥ सर्वोपजीव्यरूपाचसर्वसंपद्विधायिनी ॥९५॥ ययाविनाजगत्सर्वंनिराधारंचराचरम्॥ प्रकृतेश्चकलायायास्तानिबोधमुनीश्वर॥९६॥यस्ययस्यचयापत्नीतत्सर्वंवर्णयामिते ॥ स्वाहादेवीवह्निपत्नीप्रतिविश्वेषुपूजिता ॥९७॥ययाविनाहविर्दानंग्रहीतुंसुराःक्षमाः ॥ दक्षिणायज्ञपत्नीचदीक्षासर्वत्रपूजिता ॥ ९८ ॥

॥ ९२ ॥ वसुंधरादेवी, जिनका ब्रह्मादि देवता गण समस्त मुनिगण, चौदह मनु और संपूर्ण मनुष्य स्तव करते हैं ॥९३॥ जो सबकी आधारस्वरूप और सर्व प्रकार शस्यसे परिपूर्ण हैं जो रत्नाकरा रत्नगर्भा और सर्वप्रकार श्रेष्ठतम वस्तुकी प्रसूति और आश्रय स्थान है॥९४॥प्रजामंडल और राजमण्डल नित्य जिनकी पूजा और स्तुतिवाद करते है जो जीवमात्रकी ( जीवनदायिनी) और सबको सब प्रकारकी सम्पद देनेवाली है ॥ ९५ ॥ जिनके बिना स्थावर जंगमात्मक संपूर्ण जगत् निराधार हो जाता है वह वसुंधराभी मूलप्रकृतिका अंश है. हे वत्स नारद । जो प्रकृतिकी कलासे उत्पन्न है ॥९६॥ और जो जिनकी पत्नी हैं,अब एकादिक्रमसे वह सब वर्णन करता हूं सुनो- देवी स्वाहा अग्निकी पत्नी है । संपूर्ण विश्व उनकी पूजा करते हैं॥९७॥इनके बिना देवतागण कभी आहुति ग्रहण करनेमे समर्थ नहीं होते दक्षिणा और दीक्षा, यह दोनो यज्ञपत्नी है इनका सर्वत्र आदर होता है ॥ ९८ ॥

हे वत्स नारद! जिनका नाम देवसेना है.वही षष्ठी हैं षष्ठी देवी जो गौरीआदि षोडश मातृकामे श्रेष्ठतम मातृका हैं॥ ७८॥जो पतिव्रता तीनों जगत्को पुत्र पौत्रादि दात्री और सबकी धात्री हैं जो मूल प्रकृतिका षष्ठांशस्वरूप होनेके कारण षष्ठीनामसे कही गई हैं ॥ ७९॥ जो वृद्धभाव और योगिनीके वेषसे सम्पूर्ण बालकोंके निकट विद्यमान रहती है. वैशाखादि बारह मासमें जिनकी पूजा सर्वत्र प्रचलित हुई है ॥ ८० ॥ बालकके उत्पन्न होनेपर छठे दिन सूतिका गृह सोवरमे जिनकी पूजा होती है और बीस दिन बीतनेपर इक्कीसवें दिन जिनकी शुभकरी पूजाका विधान करना होता है ॥ ८१ ॥ मुनि अवनत मस्तकसे जिनको प्रणाम और सदा जिनके दर्शनकी कामना करते हैं जो माताके समान स्नेहार्द्र हृदयसे सर्वदा बालकोंकी रक्षा करती है वह षष्ठी देवी मूलप्रकृतिका षष्ठांश हैं ॥ ८२ ॥ देवी

प्रधानांशस्वरूपायादेवसेनाचनारद ॥ मातृकासुपूज्यतमासाषष्ठीचप्रकीर्तिता ॥ ७८ ॥ पुत्रपौत्रादिदात्रीचधात्रीत्रिजगतांसती ॥ षष्ठांशरूपाप्रकृतेस्तेनषष्ठीप्रकीर्तिता ॥ ७९ ॥ स्थानेशिशूनांपरमावृद्धरूपाचयोगिनी ॥ पूजाद्वादशमासेषुयस्याविश्वेषुसंततम् ॥ ८० ॥ पूजाचसूतिकागारेपुराषष्ठदिनेशिशोः ॥ एकविंशतिमेचैवपूजाकल्याणहेतुकी ॥ ८१ ॥ मुनिभिर्नमिताचैपानित्यकामाप्यतःपरा ॥ मातृकाचदयारूपाशश्वद्रक्षणकारिणी ॥८२॥ जलेस्थलेचांतरिक्षेशिशूनांसद्मगोचरे ॥ प्रधानांशस्वरूपाचदेवीमंगलचंडिका ॥ ८३ ॥ प्रकृतेर्मुखसंभूतासर्वमंगलदासदा ॥ सृष्टौमंगलरूपाचसंहारेकोपरूपिणी ॥ ८४ ॥ तेनमंगलचंडीसापंडितैःपरिकीर्तिता ॥ प्रतिमंगलवारेषुप्रतिविश्वेषुपूजिता ॥ ८५ ॥ पुत्रपौत्रधनैश्वर्ययशोमंगलदायिनी ॥ परितुष्टासर्ववांछाप्रदात्रीसर्वयोषिताम् ॥ ८६ ॥ रुष्टाक्षणेनसंहर्तुंशक्ताविश्वंमहेश्वरी ॥ प्रधानांशस्वरूपासाकालीकमललोचना ॥ ८७ ॥

मंगल चण्डिका जो जल स्थल अन्तरिक्ष और बालकोंके घर घर मंगल विधान करके भ्रमण करती हैं ॥ ८३ ॥ जो प्रकृति देवीके मुखमंडलसे उत्पन्न हुई है और सर्वदा सबका सब प्रकार मंगलविधान करती है सृष्टिकालमें मंगलमयी और संहारकालमे प्रचण्ड रोषरूपिणी मूर्त्ति ॥ ८४ ॥ धारण करनेके कारण पण्डितोंने जिनका मंगलचण्डी नाम रक्खा है प्रतिविश्व और प्रति मंगलवारमे जिनकी पूजा होती है ८५ ॥ जो प्रसन्न होकर स्त्रियोको पुत्र पौत्र धन ऐश्वर्य यश और सबप्रकार मंगल व सबप्रकार अभीष्ट प्रदान करती है, यह मंगलचण्डी भी मूलप्रकृतिका अंश हैं ॥ ८६ ॥ कमललोचना महेश्वरी काली जो

जिनके दर्शन और स्पर्शसे तत्काल निर्वाणपद प्राप्त होता है जिनके अतिरिक्त कलियुगमें पापकाष्ठ दहनकी दूसरी अग्नि नहीं है जो स्वयं अग्निस्वरूपिणी है॥६७॥ जिनके चरणकमलोंका स्पर्श करके वसुंधरा पवित्र हुई है सम्पूर्ण तीर्थ स्व स्व शुद्धिलाभके लिये जिनके दर्शन और स्पर्शकी कामना करते है ॥ ६८ ॥ जिनके विना विश्वके सब कार्य निष्फल है जो मुमुक्षु पुरुषोंको मोक्षदायिनी जो सबके सब प्रकार मनोरथ संपन्न करती हैं ॥ ६९ ॥ स्वयं कल्पवृक्षस्वरूप जो भारतके सब वृक्षोंकी अधिष्ठात्री देवता भारतवासी कामिनीगणोको प्रसन्न करनेके लिये जो उत्पन्न हुई हैं और जो सर्वश्रेष्ठ देवता कहकर भारतके सर्वत्र परिगृहीत होतीहैं ॥ ७० ॥ वह तुलसी देवी मूलप्रकृतिकी प्रधान अंश हैं कश्यपकन्या मनसा जो शंकरकी प्रिय शिष्या है सुतरां शास्त्रज्ञान विषयमें महापण्डिता है ॥ ७१ ॥ जो नागेश्वर अनन्त देवकी बहन और समस्त नागगणोंसे सत्कृत हैं जो स्वयं सुन्दरीनागेश्वरी नागजननी और नागवाहिनी है ॥ ७२ ॥ जो सदा नागेंद्र

दर्शनस्पर्शनाभ्यांचसद्योनिर्वाणदायिनी॥कलौकलुषशुष्केध्मदहनायाग्निरूपिणी ॥६७॥यत्पादपद्मसंस्पर्शात्सद्यःपूतावसुंधरा ॥ यत्स्पर्शदर्शनेचैवेच्छंतितीर्थानिशुद्धये ॥६८॥ ययाविनाचविश्वेषुसर्वंकर्मचनिष्फलम् ॥ मोक्षदायामुमुक्षूणांकामिनीसर्वकामदा ॥६९॥ कल्पवृक्षस्वरूपायाभारतेवृक्षरूपिणी ॥ भारतीनांप्रीणनायजातायापरदेवता ॥७०॥ प्रधानांशस्वरूपायामनसाकश्यपात्मजा ॥ शंकरप्रियशिष्याचमहाज्ञानविशारदा ॥ ७१ ॥ नागेश्वरस्यानंतस्यभगिनीनागपूजिता ॥ नागेश्वरीनागमातासुंदरीनागवाहिनी ॥ ७२ ॥ नागेद्रगणसंयुक्तानागभूपणभूपिता ॥ नागेद्रवंदितासिद्धायोगिनीनागशायिनी ॥ ७३॥ विष्णुरूपाविष्णुभक्ताविष्णुपूजापरायणा ॥ तपःस्वरूपातपसांफलदात्रीतपस्विनी ॥ ७४ ॥ दिव्यंत्रिलक्षवर्षंचतपस्तप्त्वाचयाहरेः ॥ तपस्विनीषुपूज्याचतपस्विषुचभारते ॥ ७५ ॥ सर्वमंत्राधिदेवीचज्वलंतीब्रह्मतेजसा ॥ ब्रह्मस्वरूपापरमाब्रह्मभावनतत्परा ॥७६ ॥ जरत्कारुमुनेःपत्नीकृष्णांशस्यपतिव्रता ॥ आस्तीकस्यमुनेर्मातप्रवरस्यतपस्विनाम् ॥ ७७ ॥

गणोंमें परिवेष्टित नागभूषणोंसे विभूषित नागेन्द्रगणसे वंदित और नागशय्यापर शयन करती है जो सिद्धयोगिनी ॥ ७३ ॥ विष्णुस्वरूपिणी विष्णुभक्ता और विष्णुपूजामे तत्परहै जो तपःस्वरूप और तपस्याकी फलप्रदा होकरभी स्वयं तपस्विनी हैं ॥ ७४ ॥ जो देवमानके तीन लक्ष वर्षपर्यन्त श्रीहरिकी आराधना करके भारतमें तपस्वी और तपस्वियोमें प्रधान कही गई हैं ॥ ७५ ॥ जो सम्पूर्ण मंत्रकी अधिदेवी जिनका शरीर ब्रह्मतेजसे जाज्वल्यमान होता है जो स्वयं ब्रह्मरूपिणी होकर भी फिर ब्रह्मभावकी भावना करती है ॥ ७६ ॥ जो श्रीकृष्णके अंशसे उत्पन्न और जरत्कारु ऋषिकी पतिव्रता स्त्री हैं जो मुनिश्रेष्ठ आस्तीक मुनिकी माता हैं वह भी मूल प्रकृतिकी अंश है ॥ ७७ ॥

प्राप्त करनेमें समर्थ न हुए ॥ ५५ ॥ ५६ ॥ किन्तु अन्तमे तपके फलसे वृन्दावनके काननमें जिनका दर्शन पाकर कृतार्थ हुए. हे वत्स नारद! वह यही पांचवीं प्रकृति है इन्हीको राधानामसे निर्देश करते है ॥ ५७ ॥ हे वत्स ! सब जगत्मे जितनी स्त्रिये वास करती है वह सभी श्रीराधाके अंश कला कलांश और अंशांशसे उत्पन्न हुई है ॥ ५८ ॥ हे वत्स नारद ! मूलप्रकृतिसे दुर्गादि जो पांच पूर्णतम प्रकृति उत्पन्न हुई हैं, उनका विषय कहा अब जो प्रकृतिकी अंशरूपा हैं उनका वृत्तान्त कहता हूं सुनो ॥ ५९ ॥ जो प्रधानांशस्वरूप भुवनपाविनी गंगा है जो विष्णुके पादपद्मसे उत्पन्न हुई हैं जो द्रवरूपा और सनातनी हैं ॥ ६० ॥ जो पापियोंके पापरूपी काष्ठ जलानेमें प्रज्वलित अनलस्वरूप हैं, जो स्नान और पानादि विषयमे सुखस्पर्शा है, जो जीवोंको निर्वाणपद प्रदान करती है ॥

यत्पादपद्मनखरदृष्टयेचात्मशुद्धये॥नचदृष्टंचस्वप्नेपिप्रत्यक्षस्यापिकाकथा ॥ ५६ ॥ तेनैवतपसादृष्टाभुविवृंदावनेवने ॥ कथितापंचमीदेवीसा राधाचप्रकीर्तिता ॥ ५७ ॥ अंशरूपाःकलारूपाःकलांशांशांशसंभवाः॥ प्रकृतेःप्रतिविश्वेषुदेव्यश्चसर्वयोषितः ॥५८॥परिपूर्णतमाःपंचविद्यादेव्यःप्रकीर्तिताः ॥ यायाःप्रधानांशरूपावर्णयामिनिशामय॥५९॥प्रधानांशस्वरूपासागंगाभुवनपावनी ॥ विष्णुविग्रहसंभूताद्रवरूपासनातनी ॥६० ॥ पापिपापेध्मदाहायज्वलदग्निस्वरूपिणी ॥ सुखस्पर्शास्नानपानैर्निर्वाणपददायिनी ॥ ६१ ॥ गोलोकस्थानप्रस्थानसुखसोपानरूपिणी ॥ पवित्ररूपातीर्थानांसरितांचपरावरा ॥६२॥ शंभुमौलिजटामेरुमुक्तापंक्तिस्वरूपिणी ॥ तपःसंपादिनीसद्योभारतेषुतपस्विनाम्॥६३॥ चंद्रपद्मक्षीरनिभाशुद्धसत्त्वस्वरूपिणी॥निर्मलानिरहंकारासाध्वीनारायणप्रिया॥६४॥प्रधानांशस्वरूपाचतुलसीविष्णुकामिनी॥विष्णुभूषणरूपाचविष्णुपादस्थितासती ॥ ६५ ॥ तपःसंकल्पपूजादिसंघसंपादिनीमुने ॥ सारभूताचपुष्पाणांपवित्रापुण्यदासदा ॥ ६६ ॥

॥ ६१ ॥ जो गोलोक धाम जानेकी सुख सोपान हैं, जो सब तीर्थोमें पूततमतीर्थ हैं, जो सब स्रोतवतियोंमें प्रधान स्रोतवती हैं ॥ ६२ ॥ जो महादेवके मस्तक स्थित जटामे रुकी मुक्तापंक्ति हैं. जो इस कर्मक्षेत्रभारतवासी तपस्वियोंकी सद्यःसंभूत तपस्या हैं ॥ ६३ ॥ जिनकी प्रभा पूर्ण चन्द्रके समान, श्वेतकमलके समान और दूधके समान धवल वर्ण है जो विशुद्ध सत्त्वस्वरूपिणी, निर्मल अहंकारहीन साध्वी और नारायणकी प्रिया है वह त्रिभुवन पावनी गंगा मूलप्रकृतिका अंश हैं ॥ ६४ ॥ विष्णुकामिनी देवी तुलसी हैं जो नारायणकी अलंकृतिरूपा है जो सदा नारायणके चरणकमलोमे अवस्थान करती है ॥ ६५ ॥ क्या तपस्या, क्या संकल्प, क्या पूजादि कार्य, समस्तकार्य जिनके द्वारा संपादित होते हैं. जो पुष्पोमे प्रधान पवित्र और पुण्यदायिनी हैं ॥ ६६ ॥

जो श्रेष्ठसे भी श्रेष्ठतम सबकी सारभूत सर्वोत्कृष्ट सबकी आदि सनातनी परमानन्दस्वरूप धन्या मान्या और सबकी पूजिता हैं ॥४६॥ जो परमात्मा श्रीकृष्णके रासकी क्रीडाकी अधिदेवी है जिनसे रासमंडलकी उत्पत्ति हुई है जो रासमण्डलकी भूषणस्वरूप है ॥४७॥ जो रासेश्वरी रसिकोमे अग्रगण्य और सदा रासावासमें स्थिति करती है गोलोकधाम जिनका निवासस्थान है जिनसे सब गोपिये उत्पन्न हुई हैं ॥ ४८ ॥ जो परमानन्द परमसन्तोप और परमहर्षरूपा है जो सत्त्वादि तीनो गुणोंसे अतीत पदार्थ और निराकार हैं किन्तु निर्लिप्तभावसे सर्वत्र अवस्थान करती हैं जो सबकी आत्मास्वरूप हैं ॥ ४९ ॥ जो सब विषयोंमें ही निश्चेष्ट और अहंकार रहित है, जो भक्तोपर अनुग्रह करनेके लियेही केवल शरीर धारण करती हैं विचक्षण पण्डितगण केवल वेदोक्त ध्यानद्वारा जिनकी महिमा पाठ करते है ॥ ५० ॥ सुरेन्द्र और मुनीद्रगण जिनको कभी चक्षुसे नहीं देखते जिनके अग्निमें न जलनेवाला लाल वस्त्र है और सर्वाङ्ग अनेक प्रकारके अलंकारोंसे

परावरासारभूतापरमाद्यासनातनी ॥ परमानंदरूपाचधन्यामान्याचपूजिता ॥ ४६॥ रासक्रीडाधिदेवीश्रीकृष्णस्यपरमात्मनः ॥ रासमंडलसंभूतारासमंडलमंडिता॥ ४७ ॥ रासेश्वरीसुरसिकारासावासनिवासिनी ॥ गोलोकवासिनीदेवीगोपीवेषविधायिका ॥ ४८ ॥ परमाह्लादरूपाचसंतोषहर्षरूपिणी ॥ निर्गुणाचनिराकारानिर्लिप्ताऽऽत्मस्वरूपिणी ॥ ४९ ॥ निरीहानिरहंकाराभक्तानुग्रहविग्रहा ॥ वेदानुसारिध्यानेनविज्ञातासाविचक्षणैः ॥ ५० ॥ दृष्टिदृष्टानसाचेशैः सुरेन्द्रैर्मुनिपुंगवैः ॥ वह्निशुद्धांशुकधरानानालंकारभूषिता ॥ ५१ ॥ कोटिचंद्रप्रभापुष्टसर्वश्रीयुक्तविग्रहा॥श्रीकृष्णभक्तिदास्यैककराचसर्वसंपदाम्॥५२॥अवतारेचवाराहेवृषभानुसुताचया॥यत्पादपद्मसंस्पर्शपवित्राचवसुंधरा॥५३॥ ब्रह्मादिभिरदृष्टायासर्वैर्दृष्टाचभारते ॥ स्त्रीरत्नसारसंभूताकृष्णवक्षस्थलेस्थिता ॥ ५४ ॥ यथांबरेनवघनेलोलासौदामनीमुने ॥ षष्टिवर्षसहस्राणिप्रतप्तंब्रह्मणापुरा ॥ ५५ ॥

विभूषित है ॥ ५१ ॥ जिनके शरीरकी कान्ति देखनेसे बोध होता है कि, एकहीवार करोडचन्द्रमा उदय हुए हैं जो कृष्णदास्य कृष्णभक्ति और सब संपत्तिकी दान करनेवाली हैं ॥५२॥ जो वराहकल्पमें अर्थात् वाराहावतारसमयमें व्रजवासी वृषभानु नामक गोपके कन्यारूपमें अवतीर्ण हुई थीं वसुन्धरा जिनके चरणकमलोंके स्पर्शसे पवित्र होतीहै ॥ ५३ ॥ जो ब्रह्मादि देवताओंको भी अदृष्ट है भारतवर्षमें आय वृन्दावनमें जिनको सब सुखसे देखते है जो स्त्रीरत्नोमें श्रेष्ठ रत्न हैं जिनके श्रीकृष्णकी छातीमें वास करनेसे बोध होता है ॥ ५४ ॥ मानों आकाशस्थित नीले बादलोमें बिजली विराजमानहै पूर्वकालमें ब्रह्माजीने जिनके चरणनखको देखकर आत्माको पवित्र करनेके लिये साठहजार वर्ष घोर तपस्या की थी किन्तु चरणनखका प्रत्यक्ष देखना तो दूर रहा स्वप्नमें भी जिनका दर्शन

यह सबकी सिद्धि और विद्यास्वरूप है यह सदा सबको सिद्धि प्रदान करती हैं इनके न होनेसे जगत्के सम्पूर्ण ब्राह्मण निरन्तर मृत मनुष्यके समान मूक (गूंगे) होते है ॥ ३६ ॥ वेदमे जो जगदम्बिकाको तीसरी देवी कहकर वर्णन किया है यही वह तीसरी देवी सरस्वती है यह मैंने उनकी कथा वर्णन की अब शास्त्रानुसार अपरादेवीका माहात्म्य वर्णन करता हूं सुनो ॥ ३७ ॥ जो चार वर्णकी जननी जो सम्पूर्ण वेदाङ्ग और सब छन्दोकी उत्पत्तिका निदान हैं जो संध्यावंदन मंत्र और तंत्रका स्थानीय बीज हैं, जो स्वयं सब विषयमे पण्डित है ॥ ३८ ॥ जो स्वयं तपस्विनी होकरभी ब्राह्मणोकी जाति और तपःस्वरूप है, जो ब्रह्मण्य तेज और सर्वप्रकार संस्कार स्वरूप है ॥ ३९ ॥ जो स्वयं पवित्ररूपा, सावित्री और गायत्रीनामसे कहीजाती है, जो सदा ब्रह्मलोकमें वास करती हैं, सर्वतीर्थ पवित्र होनेके लिये जिनके स्पर्शकी प्रार्थना करते है ॥ ४० ॥ जिनका शुद्ध स्फटिकके समान शुभ्रवर्ण है, जो स्वयं शुद्ध सत्वस्वरूपा परमानंद स्वरूपा

सिद्धिविद्यास्वरूपाचसर्वसिद्धिप्रदासदा ॥ ययाविनातुविप्रौघोमूकोमृतसमःसदा ॥ ३६ ॥ देवीतृतीयागदिताश्रुत्युक्ताजगदंबिका ॥ यथागमंयथाकिंचिदपरांत्वंनिबोधमे ॥ ३७ ॥ माताचतुर्णांवर्णानांवेदांगानांचछंदसाम् ॥ संध्यावंदनमंत्राणांतंत्राणांचविचक्षण ॥ ३८ ॥ द्विजातिजातिरूपाचजपरूपातपस्विनी ॥ ब्रह्मण्यतेजोरूपाचसर्वसंस्काररूपिणी ॥ ३९ ॥ पवित्ररूपासावित्रीगायत्रीब्रह्मणःप्रिया ॥ तीर्थानियस्याःसंस्पर्शंवांछतिह्यात्मशुद्धये ॥ ४० ॥ शुद्धस्फटिकसंकाशाशुद्धसत्त्वस्वरूपिणी ॥ परमानंदरूपाचपरमाचसनातनी ॥ ४१ ॥ परब्रह्मस्वरूपाचनिर्वाणपददायिनी॥ब्रह्मतेजोमयीशक्तिस्तदधिष्ठातृदेवता॥४२॥ यत्पादरजसापूतंजगत्सर्वंचनारद॥देवीचतुर्थीकथितापंचमींवर्णयामिते ॥ ४३ ॥ पंचप्राणाधिदेवीयापंचप्राणस्वरूपिणी ॥ प्राणाधिकप्रियतमासर्वाभ्यःसुंदरीपरा ॥ ४४ ॥ सर्वयुक्ताचसौभाग्यमानिनीगौरवान्विता ॥ वामांगार्धस्वरूपाचगुणेनतेजसासमा ॥ ४५ ॥

सर्वश्रेष्ठ और सनातनी हैं ॥ ४१ ॥ जो परब्रह्मरूपिणी और मोक्षदायिनी हैं जो ब्रह्मकी तेजोमयी शक्ति और ब्रह्मतेजकी अधिष्ठात्री देवता है ॥ ४२ ॥ जिनके चरणरेणुके स्पर्शसे सम्पूर्णजगत् पवित्र होता है वह देवी सावित्रीही चौथी प्रकृति हैं हे वत्स नारद!अब तुमसे पॉचवीं शक्ति देवी राधिकाका विषय वर्णन करता हूं सुनो ॥ ४३ ॥ जो पंचप्राणकी अधिष्ठात्री देवी हैं जो स्वयं सबको जीवन स्वरूप जो श्रीकृष्णको प्राणोसे भी अधिक प्रिय है जो सब प्रकृति देवियोंसे अधिकसुन्दरी और सर्व श्रेष्ठहैं ॥ ४४ ॥ जो सब पदार्थमे विद्यमान रहती है, जो सौभाग्यके गर्वसे अत्यन्त गर्वित है जिनके गौरवकी सीमा नहीं है जो श्रीकृष्णका वामाङ्गस्वरूप है क्या गुण क्या तेजमें कोई उनकी अपेक्षा अधिक नहीं है ॥ ४५ ॥

कीर्तिरूप और बलवान् राजाओंका प्रभाव स्वरूप है ॥२७॥अधिक क्या कहूं । यह स्थिर जानो कि,यह निरन्तर परोपकारव्रतरत साधुओंके अन्तरमें दयारू
पसे,वैश्योंमे वाणिज्य रूपसे और पापात्माओंके घरमे कलहके अंकुरस्वरूपसे विराजमान है ॥२८॥ वास्तवमे इस लक्ष्मीरूपा दूसरी शक्तिको सम्यक्प्रकार जग
त्की पूजनीय और वन्दनीय जानना चाहिये,अब परमेश्वरकी ज्ञानाधिष्ठात्री,वाक्य बुद्धि और विद्यारूप तीसरी शक्तिके अवतारका विषय कुछेक कहता हूं सुनो
॥२९॥जो इस अनन्तविश्वकी समस्त विद्यास्वरूप है जो महाशक्ति परमात्मा मनुष्यके हृदयमें बुद्धिरूपसे अवस्थित होकर मेधा ग्रंथधारण सामर्थ्य,कविताशक्ति,
स्मृतिशक्ति, और प्रतिभाशक्ति कार्यकालमे तत्तद् विषयकी स्फूर्ति प्रदान करती है,उस तीसरी अवतारशक्तिका नाम सरस्वती है॥३०॥ सुधीपुरुषको किसी विष
यमें सन्देह होनेपर यही उसका वह दुर्बोध व्याख्या अर्थ ध्यानमें स्थित करके सब संशय छेदन और नाना विषयक सिद्धान्त सबका भिन्न भिन्न प्रकारसे अर्थ

वाणिज्यरूपावणिजांपापिनांकलहांकुरा ॥ दयारूपाचकथितावेदोक्तासर्वसंमता ॥ २८ ॥ सर्वपूज्यासर्ववंद्याचाऽन्यांमत्तोनिशामय ॥ वाग्बु
द्धिविद्याज्ञानाधिष्ठात्रीचपरमात्मनः ॥२९॥ सर्वविद्यास्वरूपायासाचदेवीसरस्वती ॥ साबुद्धिःकवितामेधाप्रतिभास्मृतिदानृणाम् ॥ ३० ॥
नानाप्रकारसिद्धांतभेदार्थकलनामता॥व्याख्याबोधस्वरूपाचसर्वसंदेहभंजिनी॥३१॥विचारकारिणीग्रंथकारिणीशक्तिरूपिणी॥ स्वरसंगीतसं
धानतालकारणरूपिणी ॥३२॥ विषयज्ञानवाग्रूपाप्रतिविश्वोपजीविनी ॥ व्याख्यावादकरीशांतावीणापुस्तकधारिणी ॥३३॥ शुद्धसत्त्वस्वरू
पाचसुशीलाश्रीहरिप्रिया ॥ हिमचंदनकुंदेंदुकुमुदांभोजसन्निभा ॥ ३४ ॥ यजंतीपरमात्मानंश्रीकृष्णंरत्नमालया ॥ तपःस्वरूपातपसांफलदा
त्रीतपस्विनाम् ॥ ३५ ॥

संकलन कर देती है॥३१॥हेवत्स। पण्डितोंकी ग्रंथकरणशक्ति वा विचारशक्ति अथवा संगीत व्यवसायीगणोंकी स्वरसंगीतका सन्धान या तालयादि इस महाश
क्तिको इन सबकाही कारण जानना चाहिये ॥३२ ॥ यह महादेवीही समस्त शास्त्रकी व्याख्या और वाद अर्थात् वितर्क रूप है, इनकोही ब्रह्माण्डस्थ जीवोंकी
स्वस्वविषयमे ज्ञानरूपा और वाक्यरूपा जानना चाहिये,अधिक क्या!इस महाशक्तिको अवलम्बन करकेही जीवगण अपनी अपनी जीवनयात्रा निर्वाह करते
हैं "मैही सब विद्याका आधार भूमि हूं"सब जीवोंको यह विदित करनेके लिये हीइन महादेवी सरस्वतीने एक हाथमे वीणा और दूसरे हाथमें पुस्तक धारण की
है॥३३॥यह शुद्ध—सत्त्व--स्वरूप सुशील और श्रीहरिकी अत्यन्त प्रियतमा है इनका वर्ण हिमशिला चन्दन कुन्द चन्द्र कुमुद और श्वेत कमलके समान गौर है
॥३४॥यह सदा रत्नकी माला लेकर परमात्मा श्रीकृष्णके नामका जप करती है यह तपस्वरूप और तपस्वियोंको तपका फल देती है॥ ३५ ॥

हे वत्स ! मैने उन अनन्तगुणमयी भगवती दुर्गाकी जो सब गुणगाथा वर्णन की यह श्रुतिवर्णित प्रसिद्ध गुणराशिमें कुछेक अंशमात्र है. क्योंकि वेदही जब उसके अनन्त गुणग्राम वर्णन करके शेष नहीं कर सकते तब इस विश्वमें ऐसी किसकी सामर्थ्य है जो उसके सम्पूर्ण गुणोंकी महिमा वर्णन करनेमें समर्थ हो तो केवल इतनाही जानो कि मैंने जो कुछ कहा है उसमें कहीं शास्त्रका मत अतिक्रम करके नहीं कहा सो जो हो उन परमेश्वरकी पराशक्तिके पांच अवतारोंमेंसे तुमने दुर्गारूपा प्रथमाशक्तिका माहात्म्य कुछेक सुना अब उसकी शक्तिके अवतार माहात्म्यका विषय कुछेक वर्णन करता हूं सुनो ॥ २१ ॥ परमात्माको द्वितीय अवताररूपा शक्तिका नाम पद्मा लक्ष्मी है यह विशुद्ध सत्वस्वरूपा और यह महाशक्तिही परमात्मा कृष्णके सम्पूर्ण ऐश्वर्यकी अधिष्ठात्री देवता है ॥ २२ ॥ यह परममनोहर मूर्ति लक्ष्मी रूपा महादेवी अतिशय जितेन्द्रिय है अतएव यह अतीव शान्तप्रकृति सुशील और समस्त मंग

उक्तःश्रुतौश्रुतगुणश्चातिस्वल्पोयथागमम् ॥ गुणोऽस्त्यनंतोऽनंतायाअपरांचनिशामय ॥ २१ ॥ शुद्धसत्त्वस्वरूपायापद्मासापरमात्मनः ॥ सर्वसंपत्स्वरूपासातदधिष्ठातृदेवता ॥ २२ ॥ कांताऽतिदांताशांताचसुशीलासर्वमंगला ॥ लोभमोहकामरोषमदाहंकारवर्जिता ॥ २३ ॥ भक्तानुरक्तापत्युश्चसर्वाभ्यश्चपतिव्रता ॥ प्राणतुल्याभगवतःप्रेमपात्रंप्रियंवदा ॥ २४ ॥ सर्वसस्यात्मिकादेवीजीवनोपायरूपिणी ॥ महालक्ष्मीश्चवैकुंठेपतिसेवारतासती ॥ २५ ॥ स्वर्गेचस्वर्गलक्ष्मीश्चराजलक्ष्मीश्चराजसु ॥ गृहेषुगृहलक्ष्मीश्चमर्त्यानांगृहिणांतथा ॥ २६ ॥ सर्वप्राणिषुद्रव्येषुशोभारूपामनोहरा ॥ कीर्तिरूपापुण्यवतांप्रभारूपानृपेषुच ॥ २७ ॥

लकी आधार भूमि है. अचंभेकी बात यही है कि ऐसे असाधारण गुण होनेपरभी लोभ, मोह, काम, क्रोध, अहंकार कोई शत्रु उसको स्पर्श करनेमे समर्थ नहीं होता ॥ २३ ॥ यह महादेवी निजपति और भक्तोंपर अत्यन्त अनुरक्त है विशेषकर वह निरन्तर प्रियम्वदा होनेसे भगवान्के प्राणके समान प्रीतिभाजन होती है, इन सब असामान्य गुणोके कारण इसने पतिव्रताओमे प्रधान आसन ग्रहण किया है ॥ २४ ॥ यह महाशक्ति जीवोकी जीवन रक्षाके लिये एकांशमें शस्यरूपिणी है किन्तु स्वरूपसे यह जगत्मे सती धर्मका आदर्शरूप होकर महालक्ष्मी रूपसे वैकुण्ठधाममे निरन्तर निजपति वैकुण्ठ नाथकी पदसेवामें निरत रहती है ॥ २५ ॥ हे वत्स ! यह महाशक्ति रूपिणीही स्वर्गधामकी स्वर्गलक्ष्मी राजाओकी राजलक्ष्मी और मर्त्य लोकमे पुण्यवान् पुरुषोकी गृहलक्ष्मी है ॥ २६ ॥ हे नारद ! सम्पूर्ण प्राणियोमे और सम्पूर्ण द्रव्य समूहमे जो मनोहर शोभा दिखाई देती है, वह समस्तही यह है. यही पुण्यात्माओकी

तदन्तर सृष्टि-विषयक भिन्न भिन्न कार्य संपादन करनेके लिये हो, वा भक्तोंपर अनुग्रह करनेके लिये हो, अपने शरीरसे निज इच्छासे भक्तानुग्रहरूप॥ १३ ॥पांच शक्ति मूर्ति उत्पादन करीं. यद्यपि यह पंच शक्तिही जगतकी सर्व प्रधान कहकर विख्यातहै किन्तु तो भी इनमे जो दुर्गानामसे प्रसिद्ध है, यही सर्व मंगलमयी पूर्णब्रह्मस्वरूपिणी है. क्योंकि परमात्मा श्रीकृष्ण जीवोंका मंगलसाधन करनेके लिये इस दुर्गाशक्तिके गर्भसेही गणेशरूपमे आविर्भूत होते है इस कारण यही विश्व जगतमे विष्णुमाया नारायणी सब जीवोंका आश्रयरूप कही जाती है वास्तवमें यह दुर्गाशक्तिही परममंगलमय परब्रह्म कृष्णकी प्रियतमारूप शक्ति है ॥ १४ ॥हे वत्स! तुमसे अधिक और क्या कहूं ? यही स्थिर जानो कि, यह सर्वमंगलस्वरूप सनातनी भगवती दुर्गादेवीही सबकी अधिष्ठात्री देवता है इसी कारण क्या ब्रह्मादि देवतागण क्या मुनिगण क्या मनुष्यगण सभी उनका अर्चन और स्तवादि करते हैं॥ १५॥इस भगवती दुर्गाके भाग्यवश एकबार प्रसन्न होनेपर यह शरणागत भक्तोके सब शोक दुःखादि विनाश

तदाज्ञयापंचविधासृष्टिकर्मविभेदिका ॥ अथभक्तानुरोधाद्वाभक्तानुग्रहविग्रहा ॥ १३ ॥ गणेशमातादुर्गायाशिवरूपाशिवप्रिया॥नारायणीविष्णुमायापूर्णब्रह्मस्वरूपिणी ॥१४॥ ब्रह्मादिदेवैर्मुनिभिर्मनुभिःपूजितास्तुता ॥ सर्वाधिष्ठात्रीदेवीसाशर्वरूपासनातनी॥१५॥ धर्मसत्यापुण्यकीर्तियशोमंगलदायिनी॥सुखमोक्षहर्षदात्रीशोकार्तिदुःखनाशिनी ॥ १६ ॥ शरणागतदीनार्तपरित्राणपरायणा ॥ तेजःस्वरूपापरमातदधिष्ठातृदेवता ॥ १७ ॥ सर्वशक्तिस्वरूपाचशक्तिरीशस्यसंततम् ॥ सिद्धेश्वरीसिद्धिरूपासिद्धिदासिद्धिरीश्वरी ॥ १८ ॥ बुद्धिर्निद्राक्षुत्पिपासाछायातंद्रादयास्मृतिः ॥ जातिःक्षांतिश्चभ्रांतिश्चशांतिःकांतिश्चचेतना ॥ १९ ॥ तुष्टिःपुष्टिस्तथालक्ष्मीर्धृतिर्मायातथैवच ॥ सर्वशक्तिस्वरूपासाकृष्णस्यपरमात्मनः ॥ २० ॥

करके धर्म. चिरस्थायिनी कीर्ति, परमपवित्र मंगलमय यश एवं आनन्दादि समस्त सुख और मोक्षपर्यन्त देती है ॥ १६ ॥ यह नितान्त शरणागत दीन भक्तोका परम आश्रयस्वरूप होकर उनकी सब विपदजालसे रक्षा करती है वास्तवमें इसकोही परमात्मा श्रीकृष्णके अन्तःकरणकी अधिष्ठात्रीरूपा तेजोमयी पराशक्ति जानना चाहिये ॥ १७ ॥ यह सर्वशक्तिस्वरूप भगवती दुर्गाही परमात्मा परमेश्वरकी नित्य संगिनी पराशक्ति है यही समस्त सिद्धपुरुषोंकी परमाराध्य है अठारह सिद्धि इसकेही हाथमे है, यही आराधनासे संतुष्ट होकर भक्तोंको अभिलषित सिद्धिप्रदान करती है ॥ १८ ॥ यह महादेवीही जगत्मे स्थित जीवोंकी बुद्धि, निद्रा, क्षुधा, पिपासा, छाया, तन्द्रा, दया, स्मृति, जाति, क्षान्ति, भ्रान्ति, शान्ति, कान्ति, चेतना॥ १९ ॥तुष्टि, पुष्टि, लक्ष्मी और धृतिरूपा है यही वेदादि शास्त्रमे विश्वस्वरूपिणी महामाया कहकर कीर्तित हुई है, फलतः यह जगदाराध्य शक्तिही परमात्मा कृष्णकी स्वरूपाशक्ति है ॥ २० ॥

सत्वगुणमें वर्तित है. विक्षेपतादोष होनेके कारण रजोगुण मध्यमें है. अतएव 'क्र' शब्दको रजोगुणमें प्रवर्तित होनेसे मध्यम जानना चाहिये. तमोगुण ज्ञानका आवरक होनेसे कारण अधमनामसे विख्यात है "ति" शब्द तमोगुण बोधक है ॥६॥ अतएव निरतिशयरूपमें आवरण विक्षेपादि दोषरहित वह गुणातीत चिन्मयी ब्रह्मरूपिणी जब उल्लिखित लक्षणाक्रान्त तीनोगुणोंसे मिलित होकर सर्वशक्तियुक्त होती है तिसीसमय सृष्टिकार्यमें प्रधान है. इसीलिये उनको प्रकृति कहा जाता है ॥७॥ हे वत्स नारद ! प्रकृति शब्दकी सलक्षण व्युत्पत्ति फिर कहता हूं सुनो सृष्टिकी पूर्व अवस्थाका नाम "प्र" और कृति शब्द सृष्टिवाचक है. अतएव जो सृष्टिके पहिलेभी देदीप्यमान रहती है; वह महादेवीही प्रकृतिनामसे कही गई है ॥ ८ ॥ इसका तात्पर्य यही है कि, वह निरञ्जनदेव परमात्मा सृष्टिकार्यके निमित्त अपनी योगमायाके प्रभावसे दो प्रकार आविर्भूत होते हैं, उन्हींके दक्षिणार्द्धभागका नाम पुरुष, और वामार्द्धभागका नाम प्रकृति है ॥९॥ अतएव हे वत्स उन प्रकृतिदेवीको नित्य ब्रह्मरूपा सनातनी जानना चाहिये. वस्तुतः जिसप्रकार अग्नि और उसकी दाहिका शक्ति दोनों परस्पर भिन्न स्थित नहीं है इसप्रकार

त्रिगुणात्मकस्वरूपायासाचशक्तिसमन्विता ॥ प्रधानासृष्टिकरणेप्रकृतिस्तेनकथ्यते ॥ ७ ॥ प्रथमेवर्ततेप्रश्चकृतिश्चसृष्टिवाचकः ॥ सृष्टेरादौच यादेवीप्रकृतिःसाप्रकीर्तिता ॥ ८ ॥ योगेनात्मासृष्टिविधौद्विधारूपोबभूवसः ॥ पुमांश्चदक्षिणार्धांगोवामार्धाप्रकृतिःस्मृता ॥ ९ ॥ साचब्रह्म स्वरूपाचनित्यासाचसनातनी ॥ यथात्माचतथाशक्तिर्यथाग्नौदाहिकास्थिता ॥ १० ॥ अतएवहियोगींद्रैःस्त्रीपुंभेदोनमन्यते॥ सर्वंब्रह्ममयंब्र ह्मञ्छश्वत्सदपिनारद ॥ ११ ॥ स्वेच्छामयस्येच्छयाचश्रीकृष्णस्यसिसृक्षया ॥ साऽऽविर्बभूवसहसामूलप्रकृतिरीश्वरी ॥ १२ ॥

॥ १० ॥ इसीलिये पुरुष और प्रकृतिको अभिन्न जानो. हे वत्स नारद ! तुम ब्रह्मके मानसपुत्र हो अतएव तुमको समझानेके लिये बहुत श्रम उठाना नहीं पडेगा ॥१०॥ इसीलिये योगेन्द्र पुरुष प्रकृति पुरुषको अभिन्न चक्षुसे देखते है फलतः एकमात्र वह नित्यनिरञ्जन चिदानंदमय ब्रह्मही निरन्तर प्रकृतिपुरुषरूपमें सर्वत्र विराजमान है. इस अनन्त विश्वब्रह्माण्डमें जो कुछ दिखाई देता है वह सर्वही ब्रह्ममय है, इस विश्व संसारमें ऐसा कोई पदार्थ नहीं है जो उस प्रकृति पुरुषात्मक ब्रह्मके बिना क्षणकालकेलिये भी प्रकाश पा सके । ॥ ११ ॥ हे वत्स ! वह परब्रह्म निर्वचनीय महिमा शक्तिसंपन्न होनेपर भी मैंने तुम्हारी शक्ति और ज्ञानका उदय होनेके लिये उनके किंचित्मात्र तत्त्वका वर्णन किया । इसप्रकार इच्छामय सर्व ज्ञानैश्वर्य शक्तिमान् उन कृष्ण परमात्माको सृजनाभिलाषात्मिका इच्छाके उदय होतेही सहसा वह मूलप्रकृति ( स्वरूप पराशक्ति ) प्रथम सर्व नियन्त्री भगवतीरूपमे ( साम्यावस्थ मायोपहित ब्रह्मरूपिणी होकर ) प्रादुर्भूत हुई ॥ १२ ॥

दोहा—भाल विन्दु केशर लसत, करुणासार शृंगार ॥ फुल्लकमललोचन विमल, वन्दौं वारंवार ॥ १ ॥
जगदम्बाके चरणगह, नारायण संवाद ॥ सो सब भाषा कर लिखत, बुध ज्वालाप्रसाद॥ २ ॥

श्रीगणेशायनमः ॥ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ ॥ गणेशजननीदूर्गाराधालक्ष्मीःसरस्वती ॥ सावित्रीचसृष्टिविधौप्रकृतिःपंचधास्मृता ॥ १ ॥ नारदउवाच ॥ आविर्बभूवसाकेनकावासाज्ञानिनांवर॥किंवातल्लक्षणंसाधोवभूवपंचधाकथम् ॥ २॥ सर्वासांचरितंपूजाविधानंगुणईप्सितः ॥ अवतारःकुत्रकस्यास्तन्मेव्याख्यातुमर्हसि ॥ ३ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ प्रकृतेर्लक्षणंवत्सकोवावक्तुंक्षमोभवेत् ॥ किंचित्तथापिवक्ष्यामियच्छ्रुतंधर्मवक्त्र तः ॥ ४ ॥ प्रकृष्टवाचकःप्रश्चकृतिश्चसृष्टिवाचकः ॥ सृष्टौप्रकृष्टायादेवीप्रकृतिःसाप्रकीर्तिता ॥ ५ ॥ गुणेसत्त्वेप्रकृष्टेचप्रशब्दोवर्ततेश्रुतः ॥मध्यमेरजसिकृश्चतिशब्दस्तमसिस्मृतः ॥ ६ ॥

भगवान् नारायण नारदजीसे बोले हे वत्स ! जो वेदादि सब शास्त्रोंमेंही त्रिगुण साम्यावस्था मायाशवलित परब्रह्मरूपिणी प्रकृतिनामसे विख्यात है वह परात्परतिही सृष्टिके समयमें गणेश जननी, दुर्गा, राधा, लक्ष्मी, सरस्वती और सावित्री इन पंचमूर्तिमें आविर्भूत होती है ॥ १ ॥ नारायणके मुखसे यह बात सुनतेही नारदजीने कहा हे भगवन् ! जो पुरुष इस जगत्में ज्ञानी कहकर प्रसिद्ध हैं. आप उन सबमें अग्रणीय हैं साधुता वा ज्ञानवत्तादि सभी आपमें जाज्वल्यमान रहती हैं. अतएव आप अनुग्रह पूर्वक कहिये कि, वह मूलप्रकृति कौन है ? अर्थात् वह चैतन्यरूपिणी है वा जडात्मिका ? क्योंकि मैंने सुना है कि "मायाशवलित ब्रह्मही प्रकृति नामसे कहा जाताहै" जो हो. आप उसके लक्षणप्रकाश करके कहिये तो मैं सब समझ लूंगा. और एक बात यह है कि, उस मूलप्रकृतिके आविर्भावका कारण क्या है ? विशेषकर उनका पांच मूर्तियोंमेंही आविर्भाव क्यों होता है ? ॥ २ ॥ विशेषतः उन अवतीर्ण दुर्गा इत्यादि पंचमूर्तिमें प्रत्येककी चारित्रगाथा पूजाविधि और उनकी पूजाका क्या फल है ? और उनमें कौन कौन मूर्ति किस किस स्थलमें अवतीर्ण हुई थी ? यह आप वर्णन कीजिये ॥ ३ ॥ नारायणने कहा हे वत्स ! इस विश्वसंसारमें ऐसा कौनहै कि, जो सम्पूर्ण रूपसे प्रकृतिके लक्षण कहनेमें समर्थ हो ? किन्तु तौभी मैंने अपने पिता धर्मकेमुखसे जो कुछ सुना है, वह किंचित् कहता हूं सुनो ॥ ४ ॥ 'प्र' यह उपसर्ग प्रकृतिवाचक और "कृति" यह पद सृष्टिवाचक है, अतएव जो सृष्टिविषयमें प्रकृष्टरूप है, वही महादेवी प्रकृतिनामसे प्रसिद्ध है ॥ ५ ॥ हे वत्स ! तुमसे प्रकृतिशब्दका यह जो व्युत्पत्तिलक्षण कहा, यह तटस्थ लक्षण मात्र है अब उसके स्वरूपका लक्षण कहता हूं, सावधान हो सुनो, तीनों गुणोंमें सत्वगुणको विमल और ज्ञानप्रकाश करनेके कारण सर्वोत्कृष्ट जानना चाहिये. सुतरां "प्र" शब्द प्रकृष्टार्थबोधक

॥ अथ श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते नवमस्कंधः प्रारभ्यते ॥

पुत्र पौत्रकी वृद्धि होती है ॥ ६४ ॥ वह निःसन्देह देवीका भक्त होता है. यह तुमसे नरकक उद्धारलक्षणवाला धर्म कहा ॥ ६५ ॥ महादेवीका पूजन सब मंगलकारक है. हे मुने ! इसीप्रकार महीनोंके क्रमसे मधूकपूजन करना ॥ ६६ ॥ जो सब प्रकार यह मधूक पूजन करता है वह पापरहित होता है उसको कोई रोगादि बाधाका भय नहीं होता ॥ ६७ ॥ इसके उपरान्त प्रकृतिस्वरूपिणी महादेवीके अपर पंचक कीर्त्तन करैंगे उसके नामरूप और उत्पत्ति आदि समुदाय

देवीभक्तोभवत्येवनाऽत्रकार्याविचारणा ॥ इत्येवंतेसमाख्यातं नरकोद्धारलक्षणम् ॥ ६५ ॥ पूजनंहिमहादेव्याःसर्वमंगलकारकम् ॥ मधूकपूजनंतद्वन्मासानांक्रमतोमुने ॥ ६६ ॥ सर्वसमाचरेद्यस्तुपूजनंमधुकाह्वयम् ॥ नतस्यरोगबाधादिभयमुद्भवतेऽनघ ॥ ६७ ॥ अथाऽन्यदपिवक्ष्यामिप्रकृतेःपंचकंपरम् ॥ नाम्नारूपेणचोत्पत्त्याजगदानंददायकम् ॥ ६८ ॥ साख्यानंचसमाहात्म्यंप्रकृतेःपंचकंमुने ॥ कुतूहलकरंचैवशृणुमुक्तिविधायकम् ॥ ६९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यांसंहितायांवैयासिक्यांसमाराधनविधानेऽष्टमस्कंधेदेवीपूजननिरूपणं नामचतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥ ॥ स्कंधश्चायंसमाप्तः ॥ ८ ॥ ॥ ॥ ॥

नदाग्निवसुभिः ( ८३९ ) पद्यैर्द्वैपायनमुखच्युतैः ॥ देवीभागवस्याऽस्याष्टमःस्कंधउदीरितः ॥ १ ॥

जगत्को आनंददायक हैं ॥ ६८ ॥ हे मुने ! आख्यान और माहात्म्यके सहित यह प्रकृतिपंचकश्रवण करो यह कौतूहलकारी और मुक्तिका विधायक है ॥६९॥

"इसमें विराट्स्वरूप वर्णन कर पश्चात् एकस्वरूपसे उपासना कही है सो विस्तारपूर्वक अष्टमस्कन्ध ( ८३९ ) श्लोकोंमें कहा है"

इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टादशसाहस्र्यां संहितायां वैयासिक्यां पंडितज्वालाप्रसादमिश्रकृतभाषाटीकायां समाराधनविधाने अष्टमस्कन्धे देवीपूजननिरूपणं नाम चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥ स्कन्धश्चायं समाप्तः ॥ ८ ॥ शुभमस्तु ॥

॥ अथ श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते नवमस्कंधः प्रारभ्यते ॥

पर्वत, सरित, समुद्र, द्वीप, ग्रह, नक्षत्र, इन्द्रिय सब आपही एक हो ॥ ३ ॥ जिसमें सांख्यादि आचार्योंने विशेष नामरूपादिकी कल्पना की है यह चौवीस तत्त्वादि संख्या जिस तत्त्वदृष्टिसे अपनी न होती है उस सांख्यसिद्धान्तरूप आपके निमित्त प्रणाम है ॥ ४ ॥ अर्यमा वर्षाधिपोंके सहित इस प्रकार देवेशकी स्तुति करतेहै और सब भूतोंके उत्पादक प्रभुको गानकर भजन करते है ॥५॥ उसके उत्तरकुरुओंमें भगवान् यज्ञपुरुष आदिवराह पृथ्वीदेवीसे सदा पूजे जाते है॥६॥ भगवान्को पूजनकर उनकी भक्तिसे आर्द्र हृदय होकर दैत्यमर्दन आदिवराहकी भगवती धरणी स्तुति करती है ॥ ७ ॥ भूमि बोली भगवान् मंत्रतत्त्वसे जानने योग्य यज्ञक्रतुरूप महायज्ञरूप शरीरवाले महावराह ( पृथ्वीके उद्धारक ) शुद्धयज्ञके अनुष्ठान करानेवाले तीन युगरूप आपको प्रणाम है [कलिमे यज्ञ च्छिन्न] ॥८ ॥ विद्वान् और चतुर पुरुष जिसके स्वरूपको देहेन्द्रियादि गुणोमें लकडीमें अग्निके समान विवेक साधनवाले मनसे मथन करते है कर्म और उनके

यस्मिन्नसंख्येयविशेषनामरूपाकृतौकविभिःकल्पितेयम् ॥ संख्याययातत्त्वदृशापनीयतेतस्मैनमःसांख्यनिदर्शनायते ॥ ४ ॥ एवंस्तुवतिदेवेशमर्यमासहवर्षपैः ॥ गीयतेचाऽपिभजतेसर्वभूतभवंप्रभुम् ॥५॥ ततोत्तरेषुकुरुषुभगवान्यज्ञपूरुषः॥ आदिवाराहरूपोऽसौधरण्यापूज्यतेसदा ॥ ६ ॥ संपूज्यविधिवद्देवंतद्भक्त्याऽऽर्द्राऽऽर्द्रहृत्कजा ॥ भूमिःस्तौतिहरिंयज्ञवाराहंदैत्यमर्दनम्॥ ७ ॥ भूरुवाच ॥ ॐनमोभगवतेमंत्रतत्त्वलिंगाययज्ञक्रतवेमहाध्वरावयवायमहावराहायनमःकर्मशुक्लायत्रियुगायनमस्ते ॥८ ॥यस्यस्वरूपंकवयोविपश्चितोगुणेषुदारुष्विवजातवेदसम्॥ मथ्नंतिमथ्नामनसादिदृक्षवोगूढंक्रियार्थैर्नमईरितात्मने ॥ ९ ॥ द्रव्यक्रियाहेत्वयनेशकर्तृभिर्मायागुणैर्वस्तुभिरीक्षितात्मने ॥ अन्वीक्षयांगातिशयात्मबुद्धिभिर्निरस्तमायाकृतयेनमोऽस्तुते ॥ १० ॥ करोतिविश्वस्थितिसंयमोदयंयस्येप्सितंनेप्सितुमीक्षितुर्गुणैः ॥ मायायथायोभ्रमतेतदाश्रयंग्राव्णोनमस्तेगुणकर्मसाक्षिणे ॥ ११ ॥

फलसे भी गूढ आपको देखनेकी इच्छावाले ज्ञानसे जान्ते है ऐसे आपको प्रणाम है ॥ ९ ॥ विषय, इन्द्रियव्यापारहेतु—देवता, देह, काल, अहंकार इन मायाके गुण अर्थात् कार्यद्वारा जाना जाता हुआ जो आत्मा, और विचार पूर्वक यमनियमादिसे निश्चययुक्त बुद्धिवालोंद्वारा मायारहित आकृति करनेवाले आपके निमित्त प्रणाम है ॥ १० ॥ अयस्कान्तमणिसे जैसे लोह घूमता है इसी प्रकार माया अपने गुणोंसे परस्पर सहचारी कर अपने दर्शन गोचर उपस्थित होकर विश्वकी सृष्टि स्थिति और प्रलय करती है. इससे आपको कुछ भी अभिलाष नहीं है. एकमात्र जीवकेही निमित्त नितान्त अनिच्छाक्रमसे इच्छाका संवेश हुआ है यह आपका आत्मा उस अदृष्टका साक्षीमात्र है आपको प्रणाम है ॥ ११ ॥

युद्धमें निवारण करनेवाले दैत्यको मथन करके जो आदि वराह मुझ भूमिको अपनी डाढपर रखकर सागरसे निर्गत हुए और हस्तीकेसमान क्रीडा करते आप उन विभुको मैं प्रणाम करती हूं ॥१२॥ किंपुरुष वर्षमे सबके अधिपति दशरथपुत्र आदिपुरुष श्रीरामको सीतासहित महावीरजी स्तुति करते हैं ॥ १३ ॥ हनुमानजी कहते है उत्तमश्लोक भगवान्को प्रणाम है आर्योंके लक्षण और शीलवृत्त सम्पन्न संयत चित्तवाले लोकानुसारकार्यकारीके निमित्त प्रणाम है, साधुवादकी कसौटी ब्रह्मण्य देव महापुरुष महाभागके निमित्त प्रणाम है, जो विशुद्ध अनुभववाले एक अपने तेजसेही सब गुणोंकी जाग्रतादि अवस्थाके तिरस्कार करनेवाले प्रत्यक् शान्त, सुबु

प्रमथ्यदैत्यंप्रतिवारणंमृधेयोमांरसायाजगदादिसूकरः ॥ कृत्वाऽग्रदंष्ट्रेनिरगादुदन्वतःक्रीडन्निवेभःप्रणताऽस्मितंविभुम् ॥ १२ ॥ किंपुरुषेवर्षे ऽस्मिन्भगवंतंदाशरथिंचसर्वेशम् ॥ सीतारामंदेवंश्रीहनुमानादिपूरुषंस्तौति ॥ १३॥ हनुमानुवाच ॥ ओंनमोभगवतेउत्तमश्लोकायनमइति॥ आर्यलक्षणशीलव्रतायनमउपशिक्षितात्मनेउपासितलोकायनमः ॥ साधुवादनिकषणायनमोब्रह्मण्यदेवायमहापुरुषायमहाभागायनमइति ॥ यत्तद्विशुद्धानुभवात्ममेकंस्वतेजसाध्वस्तगुणव्यवस्थम्॥प्रत्यक्प्रशांतंसुधियोपलंभनंह्यनामरूपंनिरहंप्रपद्ये ॥१४॥ मर्त्यावतारस्त्विहमर्त्यशि क्षणंरक्षोवधायैवनकेवलंविभोः ॥ कुतोऽन्यथास्याद्रमतः स्वआत्मनःसीताकृतानिव्यसनानीश्वरस्य ॥ १५॥ नवैसआत्मात्मवतांसुहृत्तमःस क्तस्त्रिलोक्यांभगवान्वासुदेवः ॥ नस्त्रीकृतंकश्मलमश्नुवीतनलक्ष्मणंचापिविहातुमर्हति ॥ १६ ॥ नजन्मनूनंमहतोनसौभगंनवाङ्नबुद्धिर्ना कृतिस्तोषहेतुः ॥ तैर्यद्विसृष्टानपिनोवनौकसश्चकारसख्येवतलक्ष्मणाग्रजः ॥ १७ ॥

द्धियोंके जानने योग्य अनामरूप, अहंकाररहित, वेदान्तके प्रसिद्ध.तत्व हैं उनकी शरण होता हूं॥१४॥हे विभो! आपका मनुष्यावतार लोकोंको शिक्षा करनेके निमित्त है केवल राक्षसोके मारनेके निमित्तही नहीं है. नहीं तो अपने स्वरूपमें रमण करनेवाले आपको सीताके निमित्त विरहव्यसन क्यो करने पडते?यह दिखाया है कि, स्त्रीसंगका दुःख दुर्निवार है ॥१५॥ वह भगवान् वासुदेव आत्मज्ञानियोके अतिशय सुहृद् त्रिलोकीमें किसी वस्तुमें आसक्त नहीं उनको स्त्रीका कश्मल प्राप्त नहीं होता न दुर्वासाके आनेके समय लक्ष्मणको त्यागते [ वाल्मीकि उत्तरकाण्ड देखो ] ॥१६॥ सत्कुलमें जन्म होना, रूप, सौभाग्य, वाणी, बुद्धि, कर्तव्य यह

भगवान्‌के संतोषका कारण नहीं उन्हें केवल भक्ति प्यारी है. देखो रामचन्द्रने इन ऊपर गुणोंसे, रहित वनवासी वानरादिके साथ सख्यता की ॥ १७ ॥ सुर, असुर. नर, नारी कोई भी हो जो सर्वात्मासे थोडे भजनसे बहुत संतुष्ट होनेवाले मनुजाकार रामका भजन करते हैं वे मुक्त होते हैं कारण कि; वे सब उत्तर कोसलवासियोंको स्वर्गमें लेगये, श्रीनारायण बोले कि, इस प्रकार किंपुरुषवर्षमें सत्यसंध दृढव्रत कमललोचन रामको वानरोत्तम महावीरजी ॥ १८ ॥ १९ ॥ भक्तिपूर्वक स्तुति कर गाते और पूजते है जो इस पवित्र रामचन्द्रकी कथा सुन्ते हैं ॥ २० ॥ वह सब पापसे रहित हो शुद्ध होकर रामके लोकको जाते है ॥ ॥ २१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धे भाषटीकायां दशमोऽध्यायः ॥१०॥ श्रीनारायण बोले इस भारत वर्षमे आदिपुरुषरूपसे मै स्थित रहता हूं और आप इस प्रकार स्तुति करते हो॥ १ ॥ नारदजी बोले भगवान् शान्तिशीलके स्थान अहंकारहीन अकिंचनोंके धनरूप ऋषियोंमें श्रेष्ठ नारायण परमहंस परम

सुरोऽसुरोवाप्यथवानरोनरःसर्वात्मनायःसुकृतज्ञमुत्तमम् ॥ भजेतराममनुजाकृतिंहरिंयउत्तराननयत्कोसलान्दिवम् ॥१८॥ नारायणउवाच ॥ एवंकिंपुरुषेवर्षेसत्यसंधंदृढव्रतम् ॥ रामंराजीवपत्राक्षंहनुमान्वानरोत्तमः ॥ १९ ॥ स्तौतिगायतिभक्त्याचसंपूजयतिसर्वशः ॥ यएतच्छृणुयाच्चित्रंरामचंद्रकथानकम् ॥ २०॥ सर्वपापविशुद्धात्मायातिरामसलोकताम् ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेऽष्टमस्कंधेदशमोऽध्यायः ॥१०॥ श्रीनारायणउवाच ॥ भारताख्येचवर्षेऽस्मिन्नहमादिजपूरुषः ॥ तिष्ठामिभवताचैवस्तवनंक्रियतेऽनिशम् ॥ १ ॥ नारदउवाच ॥ ॐनमोभगवतेउपशमशीलायोपरतानात्म्यायनमोऽकिंचनवित्तायऋषिऋषभायनरनारायणायपरमहंसपरमगुरवेआत्मारामाधिपतयेनमोनमइति ॥ कर्तास्यसर्गादिषुयोनबध्यतेनहन्यतेदेहगतोपिदैहिकैः ॥ द्रष्टुर्नदृग्यस्यगुणैर्विदूष्यतेतस्मैनमोऽसक्तविविक्तसाक्षिणे ॥ २ ॥ इदंहियोगेश्वरयोगनैपुणंहिरण्यगर्भोभगवाञ्जगादयत् ॥ यदंतकालेत्वयिनिर्गुणेमनोभक्त्यादधीतोज्झितदुष्कलेवरः ॥ ३ ॥ यथैहिकामुष्मिककामलंपटःसुतेषुदारेषुधनेषुचिंतयन् ॥ शंकेतविद्वान्कुकलेवरात्ययाद्यस्तस्ययत्नःश्रमएवकेवलम् ॥ ४ ॥

गुरु आत्मारामोंके अधिपतिको प्रणाम हैं सृष्टिके आदिमें जो इस जगत्‌का कर्ता होकर भी कर्मसे वद्ध नहीं होता देहको प्राप्त होकर भी जो देहकी क्षुधा पिपासा से, अभिभूत नहीं होते द्रष्टा होकर भी जिसकी दृष्टि गुणोंसे दूषित नहीं होती ऐसे असक्त विविक्त साक्षी आपको प्रणाम है ॥ २ ॥ हे योगेश्वर ! यह आपके योग की निपुणता हिरण्यगर्भने कही है अभिमानरूप कलेवर त्यागन करते हुए अन्तमें जिसने आपका उच्चारण कर तुममें मन लगाया वही पार हो गया यही योग है ॥ ३ ॥ जैसे यहांके और परलोकके पदार्थोंके कामलम्पट पुरुष पुत्र दारा और धनकी चिन्तामें लगे रहते है और कुत्सित कलेवरकी मृत्युसे नाश होनेकी चिन्ता करते है यदि विद्वान् होकर भी कोई यह चिन्ता करे तो उसका ज्ञानमें श्रममात्र है ॥ ४ ॥

हे अधोक्षज।आप अपनेमें स्वाभाविक प्रेमरूपयोग हमको प्रदान कीजिये,जिस योगसे हम आपकी मायासे इस कुकलेवरमें हुए अहंता,ममता,आदि दुर्भेद दुःखोंको नष्ट कर सकें ॥५॥ इस प्रकार मुनिश्रेष्ठ नारदजी सब सारके ज्ञाता अनामय नारायणकी सदा स्तुति करते हैं॥६॥इस भारतवर्षमें जो नदी पर्वत है हे राजन् ! उनको कहता हूं सुनो ॥७॥मलय, मंगलप्रस्थ, मैनाक, त्रिकूट, ऋषभ, कुटक, कोल्ल, सह्य, देवगिरि ॥८॥ ऋष्यमूक, श्रीशैल, व्यंकटाचल, महेन्द्र, वारिधार, विन्ध्य मुक्तिमान्, ऋक्षपर्वत ॥ ९ ॥ पारियात्र, द्रोण, चित्रकूट, गोवर्धन, रैवतक, ककुभ, नीलपर्वत ॥ १० ॥ गौरमुख, इन्द्रकील कामगिरि इनके सिवाय

तन्नःप्रभोत्वंकुकलेवरार्पितांत्वंमाययाहंममतामधोक्षज॥भिद्यामयेनाशुवयंसुदुर्भिदांविधेहियोगंत्वयिनःस्वभावजम् ॥ ५ ॥ एवंस्तौतिसदादेवं नारायणमनामयम् ॥ नारदोमुनिशार्दूलःप्रज्ञाताखिलसारदृक् ॥ ६ ॥ अस्मिन्वैभारतेवर्षेसरिच्छैलास्तुसंतिहि ॥ तान्प्रवक्ष्यामिदेवर्षेशृणुष्वैकाग्रमानसः ॥ ७ ॥ मलयोमंगलप्रस्थोमैनाकश्चत्रिकूटकः ॥ ऋषभःकुटकःकोल्लः सह्योदेवगिरिस्तथा ॥ ८ ॥ ऋष्यमूकश्चश्रीशैलोव्यंकटाद्रिर्महेंद्रकः ॥ वारिधारश्चविंध्यश्चमुक्तिमानृक्षपर्वतः ॥ ९ ॥ पारियात्रस्तथाद्रोणश्चित्रकूटगिरिस्तथा ॥ गोवर्धनोरैवतकःककुभोनीलपर्वतः ॥ १० ॥ गौरमुखश्चेंद्रकीलोगिरिःकामगिरिस्तथा॥एतेचान्येप्यसंख्यातागिरयोबहुपुण्यदाः ॥११॥ एतदुत्पन्नसरितःशतशोथसहस्रशः॥ पानावगाहनस्नानदर्शनोत्कीर्तनैरपि ॥ १२ ॥ नाशयंतिचपापानित्रिविधानिशरीरिणाम् ॥ ताम्रपर्णीचंद्रवशाकृतमालावटोदका ॥ १३ ॥ वैहायसीचकावेरीवेणाचैवपयस्विनी ॥ तुंगभद्राकृष्णवेणाशर्करावर्तकातथा ॥ १४ ॥ गोदावरीभीमरथीनिर्विध्याचपयोष्णिका ॥ तापीरेवाचसुरसानर्मदाचसरस्वती ॥ १५ ॥ चर्मण्वतीचसिंधुश्चअंधशोणौमहानदौ॥ ऋषिकुल्यात्रिसामाचवेदस्मृतिमहानदी ॥ १६ ॥ कौशिकीयमुनाचैवमंदाकिनीदृषद्वती ॥ गोमतीसरयूरोधवतीसप्तवतीतथा ॥ १७ ॥ सुषोमाचशतद्रुश्चचंद्रभागामरुद्वृधा ॥ वितस्ताचअसिक्नीचविश्वाचेतिप्रकीर्तिताः ॥ १८ ॥

और भी बहुतसे पुण्यदायक पर्वत है ॥ ११ ॥ इनसे उत्पन्न हुई सैकडों सहस्रों नदी हैं जो अवगाहन, स्नान, दर्शन और कीर्तनसे पवित्र करती हैं ॥ ॥ १२ ॥प्राणियोंके तीनो प्रकारके पाप दूर करती है ताम्रपर्णी, चन्द्रवशा, कृतमाला, वटोदका ॥ १३ ॥ वैहायसी, कावेरी, वेणा, पयस्विनी, तुंगभद्रा, कृष्णा, वेणा शर्करावर्तका ॥ १४ ॥ गोदावरी,भीमरथी, निर्विन्ध्या, पयोष्णिका, तापी, रेवा, सुरसा, नर्मदा, सरस्वती ॥ १५॥ चर्मण्वती, सिंधु, अंध महानद, शोण,ऋषिकुल्या,त्रिसामा,वेदस्मृति, महानदी॥ १६॥ कौशिकी,यमुना,मन्दाकिनी,दृषद्वती,गोमती,सरयू,रोधवती,सप्तवती॥ १७॥सुषोमा,शतद्रु,(सतलज)

चन्द्रभागा, गरुद्वृधा, वितस्ता, असिक्नी और विश्वा यह नदी हैं ॥ १८ ॥ इस भारतवर्षमें पुरुष अपने कर्मोंसे जन्म धारण करके सत,रज, तमके कारण क्रम से शुक्ल,लोहित,कृष्ण अन्तः करणसे स्वर्ग मनुष्य और नरकके भोगवाले होते हैं॥ १९॥सब निवासियोंको अनेक भोग होतेहैं और अपने अपने वर्णके धर्मानुसार सबकी मोक्ष होती है ॥ २० ॥ इस वर्षमें यही एक प्रधान कार्य है कि, अनायासही परमेश्वर प्रसादरूपकार्यसिद्धि होती है । स्वर्गवासी कहते है ॥ २१ ॥ अहो इन भारतवासियोंने क्या उत्तम कार्य किये हैं जिनपर स्वयं भगवान् विष्णु प्रसन्न हैं जो यह भारतवर्षमें जन्मलेकर मुकुन्दसेवामें हमको स्पृहा करते हैं ॥ २२॥ हमारे किये दुष्कर तप, व्रत, दान, जो तुच्छरूप है उसके द्वारा प्राप्त हुए स्वर्गफलसे क्या है ? जहां नारायणके चरणारविन्दके स्मरणकी स्मृति नहीं है, इन्द्रियोंके भोगने यह स्मरण चोर लिया है ॥२३॥ फिर जन्म देनेवाले कल्पायुवाले स्वर्गस्थानसे क्षणमात्रको भारतभूमिमें प्राप्त होना उत्तम है अर्थात् अल्पायुवाले

अस्मिन्वर्षेलब्धजन्मपुरुषैःस्वस्वकर्मभिः ॥ शुक्लोहितकृष्णाख्यैर्दिव्यमानुषनारकाः ॥१९॥ भवंतिविविधाभोगाःसर्वेषांचनिवासिनाम्॥ यथावर्णविधानेनाऽपवर्गोभवतिस्फुटम् ॥२०॥एतदेवचवर्षस्यप्राधान्यंकार्यसिद्धितः॥वदंतिमुनयोवेदवादिनःस्वर्गवासिनः॥२१॥ अहोअमीषांकिमकारिशोभनंप्रसन्नएषांस्विदुतस्वयंहरिः। यैर्जन्मलब्धंनृषुभारताजिरेमुकुंदसेवौपयिकंस्पृहाहिनः ॥ २२ ॥ किंदुष्करैर्नःक्रतुभिस्तपोव्रतैर्दानादिभिर्वाद्युजयेनफल्गुना ॥ नयत्रनारायणपादपंकजस्मृतिःप्रमुष्टातिशयेंद्रियोत्सवात् ॥ २३ ॥ कल्पायुषांस्थानजयात्पुनर्भवात्क्षणायुषांभारतभूजयोवरम् ॥ क्षणेनमर्त्येनकृतंमनस्विनःसंन्यस्यसंयांत्यभयंपदंहरेः ॥ २४ ॥ नयत्रवैकुंठकथासुधापगानसाधवोभागवतास्तदाश्रयाः॥ नयत्रयज्ञेशमखामहोत्सवाःसुरेशलोकोपिनवैससेव्यताम् ॥ २५ ॥ प्राप्तानृजातिंत्विहयेचजंतवोज्ञानक्रियाद्रव्यकलापसंभृताम् ॥ नवैयतेरन्नपुनर्भवायतेभूयोवनौकाइवयांतिबंधनम् ॥ २६ ॥ यैःश्रद्धयाबर्हिषिभागशोहविर्निरुप्तमिष्टंविधिमंत्रवस्तुतः ॥ एकःपृथङ्नामभिराहुतोमुदागृह्णातिपूर्णःस्वयमाशिषांप्रभुः ॥ २७॥

भारतमें जन्म श्रेष्ठ है, जहां बुद्धिमान् मनुष्य सब कुछ त्यागनकर क्षणमात्रमें हारिके समीपको प्राप्त होता है ॥ २४ ॥ जहां अमृतमयी नारायणकी कथा नहीं जहां हरिभक्त साधुओंका समागम नहीं जहां यज्ञेशके यज्ञोंका महोत्सव नहीं ऐसा इन्द्रलोक भी न सेवन करना चाहिये ॥ २५ ॥ जो प्राणी इस भारतवर्षमें मनुष्य जन्म पाकर ज्ञान क्रिया द्रव्यसे सम्पूर्ण हुए मुक्त होनेका यत्न नहीं करते वे फिर भी वनके जीवोंकी समान बंधनमें प्राप्त होते है ॥ २६ ॥ जिन्होने श्रद्धापूर्वक कुशामें विभाग कीहुई हैं विधिमंत्रसे पृथक् पृथक् नाम लेकर दी है 'अग्नये जुष्टं निर्वपामि' इत्यादि कहा है उनके पृथक् इन्द्रादि नामसे आहूतपरिपूर्ण हारि स्वयं उनके भागको ग्रहण करते हैं ॥ २७ ॥

यह सत्य है कि, प्रार्थना करनेपर अर्थकी कामना पूरी करते हैं परन्तु परमार्थ नहीं देते जिससे फिर माँगनेकी इच्छा न रहै और जो निष्काम होकर भजन करते है उनको तौ सब इच्छाओंके पूर्ण करनेवाले अपने पादपल्लवको स्वयं देते हैं इससे निष्काम भजन श्रेष्ठ है ॥ २८ ॥ "यदि हमको स्वर्गका सुख शेष है, हमारे इष्टापूर्तका कुछ शोभन है तो हमको अपर जन्ममें अजनाभके चरणोंका स्मरण हो और भारतवर्षमें जन्म होकर शांति मिले" नारायण बोले इसप्रकार स्वर्गके देवता सिद्ध और परमऋषि भारतवर्षका सुन्दर माहात्म्य कहते हैं ॥ २९ ॥ जम्बूद्वीपके समीप आठ और उपद्वीप हैं जिनको घोडा शोधते हुए सगरके पुत्रोंने कल्पित किया था ॥ ३० ॥ स्वर्णस्थ, चन्द्रशुक्र, आवर्तन, रमणक, मंदरहरिण, पांचजन्य ॥ ३१ ॥ सिंहलद्वीप और लंका यह आठ उपद्वीप हैं

सत्यंदिशत्यर्थितमर्थितोनृणांनैवार्थदोयत्पुनरर्थितायतः ॥ स्वयंविधत्तेभजतामनिच्छतामिच्छापिधानंनिजपादपल्लवम्॥२८॥ "यद्यत्रनःस्वर्गसुखावशेपितंस्विष्टस्यपूर्तस्यकृतस्यशोभनम् ॥ तेनाऽजनाभेस्मृतिमज्जन्मनःस्याद्वर्षेहरिर्भजतांशंतनोति ॥ १ ॥" नारायणउवाच ॥ एवंस्वर्गगतादेवाःसिद्धाश्चपरमर्षयः ॥ प्रवदंतिचमाहात्म्यंभारतस्यसुशोभनम् ॥ २९ ॥ जंबुद्वीपस्यचाऽष्टौहिउपद्वीपाःस्मृताःपरे ॥ हयमार्गान्विशोधद्भिःसागरैःपरिकल्पिताः ॥ ३० ॥ स्वर्णप्रस्थश्चंद्रशुक्रआवर्तनरमाणकौ ॥ मंदरोपाख्यहरिणोपांचजन्यस्तथैवच ॥ ३१ ॥ सिंहलश्चैवलंकेतिउपद्वीपाष्टकंस्मृतम् ॥ जंबुद्वीपस्यमानंहिकीर्तितंविस्तरेणच ॥ ३२ ॥ अतःपरंप्रवक्ष्यामिप्लक्षादिद्वीपषट्ककम् ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेऽष्टमस्कंधेएकादशोऽध्यायः ॥११॥ श्रीनारायणउवाच ॥ जंबुद्वीपोयथाचाऽयंयत्प्रमाणेनकीर्तितः ॥ तावतासर्वतःक्षारोदधिनापरिवेष्टितः ॥ १ ॥ जंब्वाख्येनयथामेरुस्तथाक्षारोदकेनच ॥ क्षारोदधिस्तुद्विगुणःप्लक्षाख्येनोपवेष्टितः ॥ २ ॥ यथैवपरिखाबाह्योपवनेनहिवेष्ट्यते ॥ प्लक्षाख्यश्चस्वयंजंबुप्रमाणोद्वीपरूपधृत् ॥ ३ ॥

जम्बूद्वीपका प्रमाण विस्तारपूर्वक कहा ॥ ३२ ॥ अब प्लक्षादि छः द्वीपोंका वर्णन करैंगे ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कंधे भाषाटीकायामेकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ श्रीनारायण बोले जितने प्रमाणका यह जम्बूद्वीप है उतनेही क्षारसमुद्रसे घिरा हुआ है ॥ १ ॥ जम्बूद्वीपसे जिस प्रकार मेरुवेष्टित है इसी प्रकार दूने विस्तारवाले प्लक्षद्वीपसे क्षारसमुद्र वेष्टित है ॥२॥ जैसे बाहरी परिखा उपवनोंको वेष्टन करती हैं इसीप्रकार यह है. उस प्लक्षद्वीपमे प्लक्षवृक्ष जम्बुद्वीपके जम्बुवृक्षकी समान प्रमाणयुक्त है ॥ ३ ॥

हिरण्मय कान्तिसे स्थित होता है वहां प्रियव्रतका पुत्र इध्मजिह्व निवास करता है ॥ ४ ॥ उसके अधिपति अग्निजिह्वने अपने द्वीपके सात विभाग करके अपने सात पुत्रोंको बाँट दिये ॥५॥ और स्वयं आत्मारामोकी माननीय योगचर्यामें मग्न हुआ, उसी योगसे भगवान्‌को प्राप्त हुआ ॥६॥ शिव, यवस, भद्र, शान्त, क्षेम, अमृत और अभय यह सात वर्ष उसके सात पुत्रोंके नामसे हुए ॥ ७ ॥ उनमें सात नदी और सात पर्वत मुख्य हैं. अरुणा, नृम्णा, आंगिरसी, सावित्री, सुप्रभातिका ॥ ८ ॥ ऋतंभरा, सत्यंभरा यह नदियें हैं. मणिकूट, वज्रकूट, इन्द्रसेन ॥ ९ ॥ ज्योतिष्मान्, सुपर्ण, हिरण्यष्ठीव, मेघमाल यह प्लक्षद्वीपके सात पर्वत है ॥ १० ॥ नदियोंके जलमात्र दर्शन स्पर्शसे सब पाप और मल वहांकी प्रजाके नष्ट होजाते हैं ॥ ११ ॥ हंस, पतंग, ऊर्ध्वायन, सत्यांग, यह चार वर्ण प्लक्षद्वीपमें रहते हैं ॥ १२ ॥ मनुष्योंकी आयु सहस्र वर्षकी देखनेमे देवताओंकी समान स्वरूपवान् स्वर्गद्वार नामक त्रयीविद्याके विधानसे सूर्यका पूजन करते है ॥ १३ ॥ कि, पुराणपुरुष विष्णुका जो सूर्यरूप है उसकी हम शरण होते हैं. जो सत्यादि आत्माका अधिष्ठानस्वरूप हैं उस ब्रह्मबोधक अमृतरूप शुभफल और अशुभफलके प्रेरक है उनको सत्यधर्मके अनुष्ठान और प्रेमभक्तिसे ध्यानकर शरणमें प्राप्त होते है ॥ १४ ॥ हे नारदजी ! प्लक्षद्वीप तथा दूसरे पांचों द्वीपोंमें आयु, इन्द्रिय, ओज, बल, बुद्धि, प्राण ॥१५॥ सबप्राणियोंका विक्रम स्वाभाविक उत्पन्न होता है प्लक्षद्वीपके आगे ईखका समुद्र सब ओरसे व्याप्त है ॥ १६ ॥

हिरण्मयोऽग्निस्तत्रैवतिष्ठतीतिविनिश्चयः ॥ प्रियव्रतात्मजस्तत्रसप्तजिह्वइतिस्मृतः ॥ ४ ॥ अग्निस्तदधिपस्त्विध्मजिह्वःस्वंद्वीपमेवच ॥ विभज्यसप्तवर्षाणिस्वपुत्रेभ्योददौविभुः ॥ ५ ॥ स्वयमात्मविदांमान्यांयोगचर्यांसमाश्रितः ॥ तेनैवचाऽऽत्मयोगेनभगवंतमुपागतः ॥६॥ शिवंच यवसंभद्रंशांतंक्षेमामृतेतथा ॥ अभयंचेतिसप्तैवतद्वर्षाणिसदेक्षताम् ॥ ७ ॥ तेषुप्रोक्तानदीःसप्तगिरयःसप्तचैवहि ॥ अरुणानृम्णांगिरसीसावित्रीसुप्रभातिका ॥ ८ ॥ ऋतंभरासत्यंभराइतिनद्यःप्रकीर्तिताः ॥ मणिकूटोवज्रकूटइंद्रसेनस्तथैवच ॥ ९ ॥ ज्योतिष्मान्वैसुपर्णश्चहिरण्यष्ठीव एवच ॥ मेघमालइतिख्याताःप्लक्षद्वीपस्यपर्वताः ॥ १० ॥ नदीनांजलमात्रेणदर्शनस्पर्शनादिभिः॥ निर्धूताशेषरजसोनिस्तमस्काःप्रजास्तथा ॥ ११ ॥ हंसश्चैवपतंगश्चऊर्ध्वायनइतीवच ॥ सत्यांगसंज्ञाश्चत्वारोवर्णाःप्लक्षस्यद्वीपके ॥ १२ ॥ सहस्रायुःप्रमाणाश्चविविधोपमदर्शनाः ॥ स्वर्गद्वारंत्रयीविद्याविधिनार्कंयजंतिते ॥ १३ ॥ प्रत्नस्यविष्णोरूपंचसत्यर्तस्यचब्रह्मणः ॥ अमृतस्यचमृत्योश्चसूर्यमात्मानमीमहि ॥ १४ ॥ प्लक्षादिषुचसर्वेषुपंचद्वीपेषुनारद ॥ आयुरिंद्रियमोजश्चबलंबुद्धिःसहोऽपिच ॥१५॥ विक्रमःसर्वलोकानांसिद्धिरौत्पत्तिकीसदा ॥ प्लक्षद्वीपात्परं चेक्षुरसोदःसरितांपतिः ॥ १६ ॥

जो प्लक्षद्वीपको सब ओरसे घेरकर स्थित है. इसके आगे शाल्मलीद्वीप विस्तारमें इससे दूना है ॥१७॥ जो अपने समान सुरासागरसे वेष्टित होरहा है.जहां सेमलका वृक्ष प्लक्षकी समान है ॥१८॥ वहां महात्मा पक्षिराज गरुडजीका स्थान है उस द्वीपका स्वामी यज्ञबाहु प्रियव्रतका॥१९॥ पुत्र उसके सात भाग कर अपने सात पुत्रोंको देता हुआ. उसके वर्षोंके नाम सुनो ॥२०॥ सुरोचन, सौमनस्य, रमण, देववर्षक,पारिभद्र, आप्यायन. विज्ञातनाम ॥२१ ॥ इनमें वर्षोंके मर्यादापर्वत सात और सातही नदी है—सरस, शतशृंग, वामदेव, कंदक ॥२२॥कुमुद, पुष्पवर्ष, सहस्रश्रुति यह सात पर्वत है नदियोंके नाम कहते है ॥ २३ ॥ अनुमति, सिनीवाली, सरस्वती, कुहू, रजनी, नंदा राका कही हैं ॥२४॥ उस वर्षके सब पुरुष चारोंवर्णके हैं. जो श्रुतधर, वीर्यधर, वसुंधर, इषुधर कहाते है ॥ २५ ॥ जो

प्लक्षद्वीपंसमग्रंचपरिवार्यावतिष्ठते ॥ शाल्मलाख्यस्ततोद्वीपश्चास्माद्द्विगुणविस्तरः ॥ १७ ॥ समानेनसुरोदेनसिंधुनापरिवेष्टितः ॥ यत्रवै शाल्मलीवृक्षःप्लक्षायामःप्रकीर्तितः ॥ १८ ॥ स्थानंतत्पक्षिराजस्यगरुडस्यमहात्मनः ॥ तस्यद्वीपस्यनाथोहियज्ञबाहुःप्रियव्रतात् ॥ १९ ॥ जातःसएवसप्तभ्यःस्वपुत्रेभ्योददौधराम् ॥ तद्वर्षाणांचनामानिकथितानिनिबोधत ॥ २० ॥ सुरोचनंसौमनस्यंरमणंदेववर्षकम् ॥ पारिभद्रंतथाचाऽप्यायनंविज्ञातनामकम् ॥ २१ ॥ तेषुवर्षाद्रयःसप्तसप्तैवसरितःस्मृताः ॥ सरसःशतशृंगश्चवामदेवश्चकंदकः ॥ २२ ॥ कुमुदः पुष्पवर्षश्चसहस्रश्रुतिरेवच ॥ एतेचपर्वताःसप्तनदीनामानिचोच्यते ॥ २३ ॥ अनुमतिःसिनीवालीसरस्वतीकुहूस्तथा ॥ रजनीचैवनंदाच राकेतिपरिकीर्तिताः॥२४॥तद्वर्षपुरुषाःसर्वेचातुर्वर्ण्यसमाह्वयाः ॥श्रुतधरोवीर्यधरोवसुंधरइषुंधरः ॥२५॥ भगवंतंवेदमयंयजंतेसोममीश्वरम् ॥ स्वगोभिःपितृदेवेभ्योविभजन्कृष्णशुक्लयोः ॥२६॥ सर्वासांचप्रजानांचराजासोमःप्रसीदतु ॥ एवंसुरोदाद्द्विगुणःस्वमानेनप्रकीर्तितः ॥२७॥ घृतोदेनावृतःसोयंकुशद्वीपःप्रकाशते ॥ यस्मिन्नास्तेकुशस्तंबोद्वीपाख्याकारणोज्वलन् ॥ २८ ॥ स्वशष्परोचिषाकाष्ठाभासयन्परितिष्ठते ॥ हिरण्यरेतास्तद्द्वीपपतिःप्रैयव्रतःस्वराट् ॥२९॥ स्वपुत्रेभ्यश्चसप्तभ्यस्तंद्वीपंसप्तधाऽभजत् ॥ वसुश्चवसुदानश्चतथादृढरुचिःपरः ॥३०॥

वेदमय सोममय भगवान् ईश्वरका यजन कहते हैं जो अपनी किरण अन्नद्वारा शुक्लकृष्णपक्षोंका विभाग करते हुए देवता पितरोंका विभाग करते हैं ॥ २६॥ सम्पूर्ण प्रजाओंके अधिपति सोम हमपर प्रसन्न हों इसप्रकार सुरोदसे दूना अपने मानसे प्रतिष्ठित ॥ २७ ॥ घृतसे आवृत कुशद्वीप प्रकाशित होता है जिसमें इस द्वीपका कारण एक कुशस्तंब प्रकाशित होता है ॥२८॥ और अपने अंकुरोंकी कान्तिसे परम प्रकाशकर्ता स्थित होता है.उस द्वीपका पति राजा हिरण्यरेता है ॥२९॥ इसने भी अपने सात पुत्रोंके नामसे इस द्वीपके सात भाग किये. वसु, वसुदान, दृढरुचि ॥ ३० ॥

नाभिगुप्त, स्तुत्यव्रत, विविक्त, नामदेवक यह सात हैं और सातही इनमें मर्यादापर्वत है॥ ३१ ॥सातही नदी हैं. अब नाम सुनो चक्र, चतुःशृंग, कपिल, चित्रकूटक ॥ ३२॥देवानीक, ऊर्ध्वरोमा, द्रविण यह सात पर्वत कहाते हैं. रसकुल्या, मधुकुल्या, मित्रविंदा ॥ ३३॥ श्रुतविन्दा, देवगर्भा, घृतच्युता, मन्दपालिका, यह नदी है. जिनके जलसे सब कुशद्वीपनिवासी प्रसन्न रहते हैं ॥ ३४ ॥ कुशल, कोविद, अभियुक्त और कुलक यह चार वर्णोंकी संज्ञा है ॥ ३५॥ सबका देवतोंकी समान रूप है सब कुछ जाननेवाले वे कर्ममें कुशल अग्निरूप देवका यजन करते हैं॥ ३६॥ हे हव्यवाट् ! आप साक्षात् परब्रह्मका रूप हो इससे देवतोंके यज्ञसे परमेश्वरको

नाभिगुप्तस्तुत्यव्रतौविविक्तभामदेवकौ ॥ तेषांवर्षेषुसप्तैवसीमागिरिवराःस्मृताः ॥ ३१ ॥ नद्यःसप्तैवसंतीहतन्नामानिनिबोधत ॥ चक्रस्तथा चतुःशृंगःकपिलश्चित्रकूटकः ॥ ३२ ॥ देवानीकश्चोर्ध्वरोमाद्रविणःसप्तपर्वताः ॥ रसकुल्यामधुकुल्यामित्रविंदातथैवच ॥ ३३ ॥ श्रुतविंदादेव गर्भाघृतच्युन्मंदमालिके ॥ यत्पयोभिःकुशद्वीपवासिनःसर्वएवते ॥ ३४ ॥ कुशलःकोविदश्चैवाऽप्यभियुक्तस्तथैवच ॥ कुलकश्चेतिसंज्ञाभि श्चतुर्वर्णाःप्रकीर्तिताः ॥ ३५ ॥ जातवेदसरूपंतंदेवंकर्मजकौशलैः ॥ यजंतेदेववर्याभाःसर्वेसर्वविदोजनाः ॥ ३६ ॥ परस्यब्रह्मणःसाक्षा ज्जातवेदोऽसिहव्यवाट् ॥ देवानांपुरुषांगानांयज्ञेनपुरुषंयज ॥ ३७ ॥ एवंयजंतेज्वलनंसर्वेद्वीपाधिवासिनः ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहा पुराणेऽष्टमस्कंधेद्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ नारदउवाच ॥ शिष्टद्वीपप्रमाणंचवदसर्वार्थदर्शन ॥ येनविज्ञातमात्रेणपरानंदमयोभवेत् ॥ ॥ १ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ कुशद्वीपस्यपरितोघृतोदावरणंमहत् ॥ ततोबहिःक्रौंचद्वीपोद्विगुणःस्यात्स्वमानतः ॥ २ ॥ क्षीरोदेना वृतोभातियस्मिन्क्रौंचाद्रिरस्तिच ॥ नामनिर्वर्तकःसोऽयंद्वीपस्यपरिवर्तते ॥ ३ ॥ योऽसौगुहस्यशक्त्याचभिन्नकुक्षिःपुराऽभवत् ॥ क्षीरोदेना सिच्यमानोवरुणेनचरक्षितः ॥ ४ ॥

यजन करो यह उन्हींके नाम दिये हैं॥ ३७॥ हे देव ! यह हम सब द्वीपवासी प्रकाशस्वरूप आपका यजन करते हैं ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्ध भाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः॥ १२॥ नारदजी बोले हे सम्पूर्ण अर्थके देखनेवाले अवशेष द्वीपोंका भी प्रमाण कहिये जिसके जाननेसे परमानंद प्राप्त हो॥ १ ॥श्रीनारायण बोले कुशद्वीपके चारों ओर घृतोदनाम सागर है इसके आगे क्रौंचद्वीप मानमें इससे दूना है॥ २॥यह क्षीरोदसागरसे व्याप्त है इसीमें क्रौंचनामक पर्वत है अपने नामसेही इसने यह द्वीप प्रगट किया है ॥३॥ जिसकी कुक्षि प्रथम कार्तिकेयकी शक्तिसे विदीर्णहुई थी, फिर क्षीरोदसे सींचकर वरुणने इसकी रक्षा की थी॥४॥

जिसका स्वामी घृतपृष्ठ नाम शोभित होता है यहभी प्रियव्रतका पुत्र सब लोकसे नमस्कृत है॥ ५॥इसने भी अपने द्वीपको पुत्रोंके नामसे विभागकर उन सातोंको राज्य दे दिया॥६॥और आप भगवान्की शरणमें हुए.आम,मधुरुह,मेघपृष्ठ,सुधामक॥ ७॥भ्राजिष्ठ,लोहितार्ण,वनस्पति यह सात वर्षोंके नाम हैं.इनमें भी सात मर्यादापर्वत और सात नदी हैं॥ ८॥शुक्र, वैवर्धमान, भोजन, उपबर्हण, नन्द, नन्दन, सर्वतोभद्र, यह पर्वत हैं॥ ९॥अभया,अमृतौघा, आर्यका, तीर्थवती, वृत्तिरूपवती,शुक्रा, पवित्रवती यह नदी हैं॥ १०॥इनका पवित्र जल वहांके चारों वर्ण पान करते हैं.पुरुष, ऋषभ द्रविण देवक ॥ ११ ॥ यह चार वर्णक पुरुष वहां निवास करतेहैं

घृतपृष्ठोनामयस्यविभातिकिलनायकः ॥ प्रियव्रतात्मजःश्रीमान्सर्वलोकनमस्कृतः ॥ ५ ॥ स्वद्वीपंतुविभज्यैवसप्तधास्वात्मजान्ददौ ॥ पुत्रनामसुवर्षेषुवर्षपान्सन्निवेशयन् ॥ ६ ॥ स्वयंभगवतस्तस्यशरणंसंजगामह ॥ आमोमधुरुहश्चैवमेघपृष्ठःसुधामकः ॥ ७ ॥ भ्राजिष्ठो लोहितार्णश्चवनस्पतिरितीवच ॥ नगानद्यश्चसप्तैवविख्याताभुविसर्वतः ॥ ८ ॥ शुक्रोवैवर्धमानश्चभोजनश्चोपबर्हणः ॥ नंदश्चनंदनःसर्वतोभद्र इतिकीर्तिताः ॥ ९ ॥ अभयाअमृतौघाचार्यकातीर्थवतीतिच ॥ वृत्तिरूपवतीशुक्रापवित्रवतिकातथा ॥ १०॥ एतासामुदकंपुण्यंचातुर्वर्ण्येनपी यते ॥ पुरुषऋषभौतद्वद्द्रविणाख्यश्चदेवकः ॥ ११ ॥ एतेचतुर्वर्णजाताः पुरुपानिवसंतिहि ॥ तत्रत्याःपुरुषाआपोमयंदेवमपांपतिम् ॥ १२ ॥ पूर्णेनांजलिनाभक्त्यायजंतेविविधक्रियाः॥ आपःपुरुषवीर्याःस्थपुनंतीर्भूर्भुवःस्वरः ॥ १३ ॥ तानः पुनीताऽमीवघ्नीःस्पृशतामात्मनाभुवः ॥ इतिमंत्रजपांतेचस्तुवंतिविविधैःस्तवैः ॥ १४ ॥ एवंपरस्तात्क्षीरोदात्परितश्चोपवेशितः ॥ द्वात्रिंशल्लक्षसंख्याकयोजनायाममाश्रितः ॥ १५ ॥ स्वमानेनचद्वीपोऽयंदधिमंडोदकेनच ॥ शाकद्वीपोविशिष्टोयंयस्मिञ्छाकोमहीरुहः ॥ १६ ॥ स्वक्षेत्रव्यपदेशस्यकारणंसहिनारद ॥ प्रैय व्रतोधिपस्तस्यमेधातिथिरितिस्मृतः ॥ १७ ॥ विभज्यसप्तवर्षाणिपुत्रनामानितेषुच ॥ सप्तपुत्रान्निजान्स्थाप्यस्वयंयोगगतिंगतः ॥ १८ ॥

वहांके पुरुष जलमय जलोंके पतिको॥ १२॥पूर्णभक्तिसे जलकी अंजलीसे यजनकरते हैं, हे जलो! तुम ईश्वरलब्धवीर्यरूप हो इससे भूः भुवः स्वः त्रिलोकीको पवित्र करते हो॥ १३॥वह आप स्पर्श करनेवाले हमारे शरीरोंको पवित्र करो जिससे कि आत्मस्वरूपसे तुम पाप हरनेवाले हो इसप्रकार मंत्रजपके अन्तमें अनेक स्तुति करते हैं ॥ १४॥इसप्रकार चारों ओर क्षीरसागरसे वेष्टित ३२लक्ष योजनमें विस्तृत है ॥ १५ ॥ अपने मानसे आगे इस द्वीपके दधिमण्डोदसे घिरा हुआ शाक द्वीप है जिसमें एक शाकवृक्ष है॥ १६॥ हे नारद। वह अपने क्षेत्रव्यपदेशके कारण विख्यात है वहां प्रियव्रतका पुत्र मेधातिथि राजा है॥ १७॥ पुत्रके सातनामोसे

उसके सात भाग कर वहांका राज्य पुत्रोंको दे स्वयं योगगतिको प्राप्त हुआ ॥ १८॥ पुरोजव, मनःपूर्वज, पवमानक, धूम्रानीक, चित्ररेफ, बहुरूप विश्वधृक् यह सात नाम है ॥ १९ ॥ मर्यादापर्वत और नदी भी सातही है. ईशान, उरुशृंग, बलभद्र, शतकेशर ॥ २० ॥ सहस्रस्रोतक, देवपाल, महाशन, यह सात पर्वत हैं. नदियोंके नाम सुनो ॥ २१ ॥ अनघा, आयुर्दा, उभयस्पृष्टि, अपराजिता, पंचपदी, सहस्रश्रुति॥ २२ ॥ निजधृति यह सात नदी हैं बडी निर्मल हैं वहांके पुरुष सत्यव्रत, ऋतुव्रत ॥ २३ ॥ दानव्रत, अनुव्रत, यह चार वर्णयुक्त हैं प्राणायामद्वारा भगवान् प्राणवायुको ॥ २४ ॥ रोककर निर्मल हुए परम हरिरूपसे भजन करते हैं जो प्राणियोंके अन्तरमें प्रवेश करके अपनी प्राणादि वृत्तियोंसे प्राणियोंको धारण करते हैं ॥ २५ ॥ अन्तर्यामी ईश्वर हमारी रक्षा करै जिसके

पुरोजवोमनःपूर्वजवोऽथपवमानकः ॥ धूम्रानीकश्चित्ररेफोबहुरूपोऽथविश्वधृक् ॥ १९ ॥ मर्यादागिरयःसप्तनद्यःसप्तैवकीर्तिताः ॥ ईशान ऊरुशृंगोऽथबलभद्रःशतकेसरः ॥ २० ॥ सहस्रस्रोतकोदेवपालोऽप्यंतेमहाशनः ॥ एतेऽद्रयःसप्तचोक्ताःसरिन्नामानिसप्तच ॥ २१ ॥ अनघाप्रथमायुर्दाउभयस्पृष्टिरेवच ॥ अपराजितापंचपदीसहस्रश्रुतिरेवच ॥ २२ ॥ ततोनिजधृतिश्चोक्ताःसप्तनद्योमहोज्ज्वलाः ॥ तद्वर्ष पुरुषाःसर्वेसत्यव्रतक्रतुव्रतौ ॥ २३ ॥ दानव्रतानुव्रतौचचतुर्वर्णाउदीरिताः ॥ भगवंतंप्राणवायुंप्राणायामेनसंयुताः ॥ २४ ॥ यजंतिनिर्धूतरज स्तमःसपरमंहरिम् ॥ अंतःप्रविश्यभूतानियोबिभर्त्यात्मकेतुभिः ॥ २५ ॥ अंतर्यामीश्वरःसाक्षात्पातुनोयद्वशेइदम् ॥ परस्ताद्दधिमंडोदात्तत स्तुबहुविस्तरः ॥ २६ ॥ पुष्करद्वीपनामाऽयंशाकद्वीपद्विसंगुणः ॥ स्वसमानेनस्वादूदकेनाऽयंपरिवेष्टितः ॥ २७ ॥ यत्राऽस्तेपुष्करंभ्राजदग्नि चूडानिभानिच ॥ पत्राणिविशदानीहस्वर्णपत्रायुतायुतम् ॥२८॥ श्रीमद्भगवतश्चेदमासनंपरमेष्ठिनः ॥ कल्पितंलोकगुरुणासर्वलोकसिसृक्षया ॥ २९ ॥ तद्वीपएकएवाऽयंमानसोत्तरनामकः ॥ अर्वाचीनपराचीनवर्षयोरवधिर्गिरिः ॥ ३० ॥

वशीभूत यह सब जगत् है इसके आगे दधिमंडोद बडे विस्तारमें है ॥ २६ ॥ यह पुष्करद्वीप, शाकद्वीपसे प्रमाणमें दूना है अपनी बराबर स्वादूदकसे चारों ओर वेष्टित है ॥ २७ ॥ जहां अग्निके वलयकी समान पुष्कर विराजमान है बडी पवित्र उसकी सुवर्णपंखुरी विस्तृतहुई सहस्रों हैं ॥ २८ ॥ यह श्रीभगवान् परमेष्ठी पुरुषका आसन है सब लोकके रचनेकी इच्छासे लोकगुरुने यहां अपने आसनकी कल्पना की थी ॥ २९ ॥ इस द्वीपमें एकही पर्वत मानसोत्तर नामक है जो अर्वाचीन और पराचीन वर्षोंकी मर्यादा करता है ॥ ३० ॥

यह लम्बावमें १०००० योजन हैं जिसकी चारों दिशाओंमें चार पुर हैं ॥३१॥ यह इन्द्रादि लोकपालोंके हैं, जिनके ऊपर होकर सूर्यगमन करते हैं जहां सूर्य मेरुकी प्रदक्षिणा करते चलते हैं ॥ ३२ ॥ संवत्सरका चक्ररूपसे भ्रमण देवताओंका यहां उत्तरायण दक्षिणायनके भेदसे अहो रात्र होता है. इसमें प्रिय व्रतका पुत्र वीतिहोत्र राज्य करता है. उसने अपने दो पुत्रोंको ॥ ३३ ॥ दो वर्ष कर वहां स्थापन किया, रमण और धातकी यही दो अधिपति हुए ॥३४॥ अपने पूर्वजोंकी समानक्रिया भगवद्भक्तिमें तत्पर इस वर्षके पुरुष ब्रह्मरूप परमेश्वरको ॥३५॥ शीलसम्पन्न हो कर्मयोगसे यजन करते हैं इस प्रकार ब्रह्मसालो क्यादि साधनोंके फलरूप ब्रह्मकी खोज करते हैं ॥३६ ॥ ऐसे एकान्त, अद्वैत, शान्त भगवान्‌को प्रणाम है ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्ध

उच्छ्रयायामयोसंख्याऽयुतयोजनसंमिता ॥ यत्रदिक्षुचचत्वारिचतसृषुपुराणिह ॥ ३१ ॥ इंद्रादिलोकपालानांयदुपर्यर्कनिर्गमः ॥ मेरुंप्रदक्षिणीकुर्वन्भानुःपर्येतियत्रहि ॥ ३२ ॥ संवत्सरात्मकंचक्रंदेवाहोरात्रतोभ्रमन् ॥ प्रैयव्रतोधिपोवीतिहोत्रःस्वात्मजकद्वयम् ॥ ३३ ॥ वर्षद्वयेपरिस्थाप्यवर्षनामधरंक्रमात् ॥ रमणोधातकिश्चैवतत्तद्वर्षपतीउभौ ॥ ३४ ॥ कृताःस्वयंपूर्वजवद्भगवद्भक्तितत्पराः ॥ तद्वर्षपुरुषाब्रह्मरूपिणंपरमेश्वरम् ॥ ३५ ॥ सकर्मकेनयोगेनयजंतिपरिशीलिताः ॥ यत्तत्कर्ममयंलिंगंब्रह्मलिंगंजनोऽर्चयेत् ॥ ३६ ॥ एकांतमद्वयंशांतंतस्मैभगवतेनमः ॥ इतिश्रीदेवीभागवते महापुराणेऽष्टमस्कंधेत्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ ततःपरस्तादचलोलोकालोकेतिनामकः ॥ अंतरालेचलोकालोकयोर्यःपरिकल्पितः ॥ १ ॥ यावदस्तिचदेवर्षेह्यंतरंमानसोत्तरात् ॥ सुमेरोस्तावतीशुद्धाकांचनीभूमिरस्तिहि ॥ २ ॥ दर्पणोदरतुल्यासासर्वप्राणिविवर्जिता ॥ यस्यांपदार्थःप्रहितोनकिंचित्प्रत्युदीयते ॥ ३ ॥ अतःसर्वप्राणिसंघरहितासाचनारद ॥ लोकालोकइतिव्याख्यायदत्रपरिकल्पिता ॥ ४ ॥

भाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ श्रीनारायण बोले इसके आगे लोकालोकनामक पर्वत है जिन पर्वतोंके अन्तराल मध्यमेंही सूर्यका आलोक है॥ १॥ हे देवर्षे ! मानसोत्तरसे मेरुका जितना अन्तर है उतनीही वहां सुवर्णकी भूमि है यह शुद्धोदसागरके पार है यह एक करोड साढे सत्तावन लाख योजन पर्यन्त है और बडी मनोरम है ॥ २॥ वह दर्पणकी समान है देवताओंके सिवाय अन्य कोई वहां नहीं जा सक्ता जिसमें डाला हुआ पदार्थ सुवर्णही हो जाता है ॥ ३ ॥ हे नारद ! इस कारण वहां प्राणी निवास नहीं करते लोकालोक इस पदकी लोकोंको 'अगम्य' यही व्याख्या है ॥ ४ ॥

लोकालोकके अन्तरहीमें अर्थात् मध्यमें सदा इसकी सर्वदा स्थिति है ईश्वरने यह त्रिलोकीके अन्तगामी कियाहै अर्थात् मर्यादारूप है ॥ ५ ॥ सूर्यसे लेकर ध्रुवत ककी किरणें जिसके कारण तीन लोकसे बाहर गमन नहीं करतीं ॥ ६ ॥ हे नारद ! यह परम महान् पर्वतराज इसप्रकार उन्नत और विस्तारयुक्त है, कभीभी रश्मिये इसको अतिक्रम करनेमें समर्थ नहीं होतीं ॥ ७ ॥यही लोकोंके मानका विन्यास है कविजनोंने इन पर्वतोंके सहित पचास कोटि योजनका विस्तार कहा है ॥८॥ हे मुने ! भूगोलके चतुर्थांशमें लोकालोक पर्वत है उसके ऊपर चारों ओर परमेष्ठी ब्रह्मजीने ॥ ९ ॥ जो दिग्गज निवेशित किये हैं उनके नाम सुनो. ऋषभ, पुष्पचूड, वामन अपराजित ॥१०॥ यह सम्पूर्ण लोककी स्थितिके कारण है इनकी विभूति पराक्रम विशेष है ॥११॥ भगवान् हरि इनका विशुद्ध सत्व

लोकालोकांतरेचास्यवर्ततेसर्वदास्थितिः ॥ ईश्वरेणसलोकानांत्रयाणामंतगःकृतः ॥५॥ सूर्यादीनांध्रुवांतानांरश्मयोयद्वशादिह ॥ अर्वाची नाश्वत्रींल्लोकानांतन्वानाःकदापिहि ॥ ६ ॥ पराचीनत्वभाजोहिनभवंतिचनारद ॥ तावदुन्नहनायामःपर्वतेन्द्रोमहोदयः ॥ ७ ॥ एतावां ल्लोकविन्यासोयंसंस्थामानसक्षणैः ॥ कविभिः सतुपंचाशत्कोटिभिर्गणितस्यच ॥ ८ ॥ भूगोलस्यचतुर्थांशोलोकालोकाचलोमुने ॥ तस्यो परिचतुर्दिक्षुब्रह्मणाचात्मयोनिना ॥९॥ निवेशितादिग्गजायेतन्नामानिनिबोधत ॥ ऋषभःपुष्पचूडोऽथवामनोऽथाऽपराजितः ॥१०॥ एतेस मस्तलोकस्यस्थितिहेतवईरिताः॥ तेषांचस्वविभूतीनांबहुवीर्योपबृंहणम् ॥११॥ विशुद्धसत्त्वंचैश्वर्यंवर्धयन्भगवान्हरिः ॥ आस्तेसिद्धचष्टको पेतोविष्वक्सेनादिसंवृतः ॥ १२ ॥ निजायुधैःपरिवृतोभुजदंडैःसमंततः ॥ आस्तेसकललोकस्यस्वस्तयेपरमेश्वरः ॥ १३ ॥ आकल्पमेवंवे षंसगतोविष्णुःसनातनः ॥ स्वमायारचितस्याऽस्यगोपीथायात्मसाधनः ॥ १४ ॥ योंतर्विस्तारएतेनह्यलोकपरिमाणकम् ॥ व्याख्यातंयद्ब हिर्लोकालोकाचलइतीरणात् ॥ १५ ॥ ततःपरस्ताद्योगेशगतिंशुद्धांवदंतिहि ॥ अंडमध्यगतःसूर्योद्यावाभूम्योर्यदंतरम् ॥ १६ ॥ सूर्यांड गोलयोर्मध्येकोटयःस्युःपंचविंशतिः ॥ मृतेंडएषएतस्मिञ्जातो मार्तंडशब्दभाक् ॥ १७ ॥

बढाते हुए विष्वक्सेनादि आठ सिद्धोंके सहित विराजते है॥१२॥वह भगवान् शंख,चक्र, गदा, पद्म धारण किये अपने आयुधोंसे समान सब लोकोंके कल्याणके निमित्त स्थित हैं॥१३॥इस प्रकार इसको अपनी मायासे रचकर सनातन विष्णु एक कल्पतक इसकी रक्षा करते है ॥१४॥ जो यह पूर्वमें अन्तर्विस्तार वर्णित हुआ है उससेही आलोकका परिमाण निर्दिष्ट होता है. कारण कि, इसके बहिर्भागमे लोकालोक प्रतिष्ठित है यह कहागया है ॥ १५ ॥ हे नारद ! इसके ऊपर शुद्ध योगियोंकी ही गति है इस द्यावाभूमिके मध्यमें सूर्य गमन करते है ॥ १६ ॥ सूर्य अंड और भूमिगोलका अन्तर२५कोटि योजन है. वैराजरूपसे आत्माके प्रविष्ट होनेसे यह मार्तण्ड कहा जाता है ॥ १७ ॥

हिरण्य अंडसे प्रगट होनेसे यही हिरण्यगर्भ हैं, सूर्यसेही दिशा आकाश द्युलोक और भूमिका भेद होता है ॥ १८ ॥ स्वर्ग, अपवर्ग, नरकं, रसोंके स्थान, देवता, तिर्यक् मनुष्य, सरीसृप, वृक्ष, लता ॥१९॥ तथा संपूर्ण बीजसमूहोंकी आत्मा सूर्य ही हैं, यह इतना भूमंलडका घेरा कहा ॥ २०॥ इसीके अनुसार ज्ञातागण द्युलोकका नाम कहते है जैसे दो दलोंमें एकका मान जाननेसे दूसरेका जानाजाता है ॥ २१ ॥ इन दोनोंका जो मध्य है सो परस्पर सँलग्न है इनके मध्यमे तपनेवालोंमें श्रेष्ठ सूर्य ॥२२॥ अपने आतपसे प्रकाश करते त्रिलोकीको तपाते है पहले उत्तरायणको प्राप्त होकर मंदगति करते हैं ॥ २३ ॥ कारण कि, यह आरोहणस्थान है इसमें जानेसे दिन बडा होता है और दक्षिणायनको प्राप्त होकर शीघ्र गति करते हैं ॥ २४ ॥ यह उतरनेका समय है उतरनेमें दिन छोटा

हिरण्यगर्भइतियद्धिरण्यांडसमुद्भवः ॥ सूर्येणहिविभज्यंतेदिशःखंद्यौर्महीभिदा ॥ १८ ॥ स्वर्गापवर्गौनरकारसौकांसिचसर्वशः ॥ देवतिर्यङ्मनुष्याणांसरीसृपसवीरुधाम् ॥ १९ ॥ सर्वजीवनिकायानांसूर्यआत्मादृगीश्वरः ॥ एतावान्भूमंडलस्यसन्निवेशउदाहृतः ॥ २० ॥ एतेनहिदिवोमानंवर्णयंतिचतद्विदः ॥ द्विदलानांचनिष्पावादीनांचदलयोर्यथा ॥ २१ ॥ अंतरेणतयोरंतरिक्षंतदुभयसंधितम् ॥ यन्मध्यगश्चभगवान्भानुर्वैतपतांवरः ॥ २२ ॥ आतपेनत्रिलोकींचप्रतपत्येवभासयन् ॥ उत्तरायणमासाद्यगतिमांद्यंवितन्वते ॥ २३ ॥ आरोहणस्थानमसौगत्वाहोदैर्घ्यमाचरेत् ॥ दक्षिणायनमासाद्यगतिशैघ्र्यंवितन्वते ॥२४॥ अवरोहस्थानमसौगच्छन्ह्रस्वंदिनंचरेत् ॥ विषुवत्संज्ञमासाद्यगतिसाम्यंवितन्वते ॥ २५ ॥ समस्थानमथाऽऽसाद्यदिनसाम्यंकरोतिच ॥ यदाचमेषतुलयोःसंचरेद्धिदिवाकरः ॥ २६ ॥ समानानित्वहोरात्राण्यातनोतित्रयीमयः ॥ वृषादिपंचसुयदाराशिष्वर्कोविरोचते ॥ २७ ॥ तदाहानिचवर्धतेरात्रयोऽपिह्रसंतिच ॥ वृश्चिकादिषुसूर्योहियदासंचरतेरविः ॥२८ ॥तदाऽपीमान्यहोरात्राणिभवंतिविपर्ययात् ॥ २९ ॥ इति श्री देवीभागवतेमहापुराणेऽष्टमस्कंधेचतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

श्रीनारायणउवाच ॥ अतःपरंप्रवक्ष्यामिभानोर्गमनमुत्तमम् ॥ शीघ्रमंदादिगतिभिस्त्रिविधंगमनंरवेः ॥ १ ॥

होता है विषुव 'तुला मेष' संज्ञाको प्राप्त होकर साम्यगति होती है ॥ २५ ॥ समस्थानको प्राप्त होनेसे दिन बराबर होता है जब मेष और तुलामें सूर्य होते हैं ॥२६॥ तब दिनरात समान होते है और वृषादि पंच राशियोंमें जब गमन करते हैं ॥ २७ ॥ तब दिन बढता रात छोटी होती है जब वृश्चिकादिमें गमन करते हैं ॥२८॥ तब दिन छोटा होकर रात बढती है ॥ २९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कंधे भाषाटीकायां चतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥ श्रीनारायण बोले अब सूर्यका गमन कहता हूं शीघ्र मंदादिगतिसे सूर्यका तीन प्रकार गमन है ॥ १ ॥

सर्वग्रहाणांत्रीण्येवस्थानानिसुरसत्तम ॥ स्थानंजारद्गवंमध्यंतथैरावतमुत्तरम् ॥ २ ॥ वैश्वानरंदक्षिणतोनिर्दिष्टमितितत्त्वतः ॥ अश्विनीकृत्तिकायाम्यानागवीथीतिशब्दिता ॥ ३ ॥ रोहिण्यार्द्रामृगशिरोगजवीथ्यभिधीयते ॥ पुष्याश्लेषातथादित्यावीथीचैरावतीस्मृता ॥४ ॥ एतास्तु वीथयस्तिस्रउत्तरोमार्गउच्यते ॥ तथाद्वेचाऽपिफल्गुन्यौमघाचैवार्षभीमता ॥ ५ ॥ हस्तश्चित्रातथास्वातीगोवीथीतितुशब्दिता ॥ ज्येष्ठाविशाखानुराधावीथीजारद्गवीमता ॥६॥ एतास्तुवीथयस्तिस्रोमध्यमोमार्गउच्यते । मूलाषाढोत्तराषाढाअजवीथ्यभिशब्दिता ॥७॥ श्रवणंचधनिष्ठाचमार्गीशतभिषक्तथा ॥ वैश्वानरीभाद्रपदेरेवतीचैवकीर्तिता ॥८॥ एतास्तुवीथयस्तिस्रोदक्षिणोमार्गउच्यते॥उत्तरायणमासाद्ययुगाक्षांतनिबद्धयोः ॥९॥ कर्षणंपाशयोर्वायुबद्धयोरोहणंस्मृतम् । तदाभ्यंतरगान्मंडलाद्रथस्यगतेर्भवेत् ॥१०॥ मांद्यंदिवसवृद्धिश्चजायतेसुरसत्तम ॥ रात्रिह्रासश्चभवतिसौम्यायनक्रमोह्ययम् ॥११॥ दक्षिणायनकेपाशेप्रेरणादवरोहणम् ॥ बहिर्मंडलवेशेनगतिशैघ्र्यंतदाभवेत् ॥ १२ ॥ तदादिनाल्पतारात्रिवृद्धिश्चपरिकीर्तिता ॥ वैषुवेपाशसाम्यात्तुसमावस्थानतोरवेः ॥ १३ ॥

हे सुरसत्तम ! सब ग्रहोंके तीनही स्थान है. जारद्गवस्थान मध्यका और ऐरावत उत्तरका है ॥ २ ॥ और वैश्वानर दक्षिणका है अश्विनी, कृत्तिका, भरणी, नागवीथी है ॥ ३ ॥ रोहिणी, आर्द्रा, मृगशिर, गजवीथी, पुष्य, आश्लेषा, आदित्या ( पुनर्वसु ) ऐरावती वीथी है ॥ ४ ॥ इन तीन वीथियोंका उत्तर मार्ग कहा जाता है. तथा पूर्वाफाल्गुनी, उत्तराफाल्गुनी मघा यह आर्षभी वीथी है ॥ ५ ॥ हस्त, चित्रा, स्वाती, गोवीथी है ज्येष्ठा, विशाखा, अनुराधा जारद्गवी वीथी है ॥ ६ ॥ इन तीनों वीथियोंका मध्यम मार्ग कहा जाता है मूल, पूर्वाषाढा, उत्तराषाढा अजवीथी है ॥ ७ ॥ श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा मृगवीथी है. पूर्वाभाद्रपदा, उत्तराभाद्रपदा, रेवती, वैश्वानरी वीथी है ॥ ८ ॥ यह तीनों वीथियें दक्षिणमार्ग कहाती है. उत्तरायणको प्राप्त होकर युगाक्ष पाशसे बँधा है ॥ ९ ॥ वायुके बँधे इन पाशोंका जो आकर्षण है वह रोहण है. इसके अन्तरसे जो रथकी गति होती है ॥ १० ॥ हे सुरसत्तम ! इस कारण मंदगतिसे दिनकी वृद्धि होती है रात्रिका ह्रास होता है. यह चलनेका क्रम है ॥ ११ ॥ जब दक्षिणायन पाश ध्रुवलोकसे प्रेरण करता है तब अवरोहण होनेसे बहिर्मण्डलवेशद्वारा शीघ्र गति होती है ॥ १२ ॥ उस समय दिन छोटा रात्रि बडी होती है विषयमें साम्यपाश रहनेके कारण मध्यमंडलप्रवेशके कारण ॥ १३ ॥

शिखरका बत्तीस सहस्र योजनका विस्तारहै ॥७॥ मूलमें यह पर्वत सोलह सहस्र योजन तक चलागया है इलावृतके उत्तरमें नील और श्वेतपर्वत शृंगवाला है ॥ ॥८॥इनमे यह तीन मर्यादापर्वत कहाते हैं. रम्यकनामक वर्ष दूसरे हिरण्मयवर्षमें ॥ ९ ॥ तथा तीसरे कुरुवर्षमें यह पर्वत मर्यादा करते हैं. यह पूर्वकी ओरसे दीर्घ हुए क्षारसमुद्रतक अवधिवाले हैं ॥१०॥ एक तटसे दूसरे तटतक पूर्वसे उत्तरतक दो सहस्र योजनमें वर्तमान है इसके एक एक क्रमसे पूर्वसे उत्तर दिग्भागमें दश अंशसे किंचित् मात्र अधिक परिमाणमें दीर्घतासे स्थित है ॥११॥ इस पर्वतसे कितने नद नदी निकलते हैं इलावृतसे दक्षिणकी ओर निषध हेमकूट ॥ १२ ॥

मूलेषोडशसाहस्रस्तावतांतर्गतःक्षितौ ॥ इलावृतस्योत्तरतोनीलःश्वेतश्चशृंगवान् ॥ ८ ॥ त्रयोवैगिरयःप्रोक्तामर्यादावधयस्त्रिषु ॥ रम्यकाख्ये तथावर्षेद्वितीयेचहिरण्मये ॥९॥ कुरुवर्षेतृतीयेतुमर्यादांव्यंजयंतिते॥ प्रागायताउभयतःक्षारोदावधयस्तथा ॥१०॥ द्विसहस्रपृथुतरास्तथाएकैकशःक्रमात् ॥ पूर्वात्पूर्वाच्चोत्तरस्यांदशांशादधिकांशतः ॥ ११ ॥ दैर्घ्यएवह्रसंतीमेनानानदनदीयुताः ॥ इलावृताद्दक्षिणतोनिषधोहेमकूटकः ॥ १२ ॥ हिमालयश्चेतित्रयःप्राग्विस्तीर्णाःसुशोभनाः ॥ अयुतोत्सेधभाजस्तेयोजनैःपरिकीर्तिताः ॥ १३ ॥ हरिवर्षंकिंपुरुषंभारतंचयथातथम् ॥ विभागात्कथयंत्येतेमर्यादागिरयस्त्रयः ॥ १४ ॥ इलावृतात्पश्चिमतोमाल्यवान्नामपर्वतः ॥ पूर्वेणचततःश्रीमान्गंधमादनपर्वतः॥१५॥ आनीलनिषधंत्वेतौचायतौद्विसहस्रतः॥योजनैःपृथुतांयातौमर्यादाकारकौगिरी ॥ १६ ॥ केतुमालाख्यभद्राश्ववर्षयोःप्रथितौचतौ ॥ मंदरश्च तथामेरुमंदरश्चसुपार्श्वकः ॥ १७॥ कुमुदश्चेतिविख्यातागिरयोमेरुपादकाः ॥ योजनायुतविस्तारोन्नाहामेरोश्चतुर्दिशम् ॥ १८ ॥ अवष्टंभकास्तेतुसर्वतोऽभिविराजिताः ॥ एतेषुगिरिषुप्राप्ताःपादपाश्चूतजंबुनी ॥ १९ ॥

और हिमालय यह तीन पर्वत विस्तारको प्राप्त हैं यह दश दश सहस्र योजनके ऊंचे है ॥१३॥ इन तीनों पर्वतोंसे हरिवर्ष किंपुरुष और भारतवर्ष इन तीन वर्षोंकी मर्यादा होती है इनके विभाग करनेसे यह मर्यादापर्वत कहाते हैं ॥ १४ ॥ इलावृतके पश्चिममें माल्यवान्नाम पर्वत है पूर्वमें श्रीमान् गंधमादन पर्वत है ॥ १५ ॥ नील निषधपर्वत पर्यन्त यह मर्यादाकारी पर्वत दो सहस्र योजनपर्यन्त विस्तृत हो रहे हैं ॥१६॥ केतुमाल और भद्राश्व वर्षोंकी मर्यादा करते हैं. मंदर, मेरुमंदर और सुपार्श्व ॥१७॥ तथा कुमुद यह पर्वत मेरुपादरूप कहलाते हैं इनका अयुत १०००० योजनोका विस्तार है और यह मेरुके चारों ओर हैं॥१८॥अर्थात्

मनोहर कुशद्वीपका अधिपति रुक्मशुक्रको किया॥२३॥क्षीरोदसे वेष्टित पांचवें क्रौंचद्वीपका अधिपति प्रियव्रतने महाबली घृतपृष्ठको किया ॥२४॥ दधिमंडलोसे वेष्टित मनोहर शाकद्वीपका अधिपति राजाने सुपुत्र मेधातिथिको किया॥२५॥शुद्ध जलसे पूर्ण पुष्करद्वीपका अधिपति राजाने वीतिहोत्रको किया ॥ २६ ॥ ऊर्जस्वतीनामक कन्या उशनाको व्याहदी उससे देवयानी कन्या प्रगट हुई ॥ २७ ॥ इसप्रकार प्रियव्रतने सात द्वीपोंको विभाग करके पुत्रोंको दे ज्ञानमार्गकी प्राप्तिके निमित्त योगमार्गका आश्रय लिया ॥२८॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धे भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥ श्री नारायण बोले हे नार

क्रौंचद्वीपेपंचमेतुक्षीरोदपरिसंप्लुते ॥ प्रैयव्रतोघृतपृष्ठःपतिरासीन्महाबलः ॥ २४ ॥ शाकद्वीपेचारुतरेदधिमंडोदसंकुले ॥ मेधातिथिरभूद्राजा प्रियव्रतसुतोवरः ॥ २५ ॥ पुष्करद्वीपकेशुद्धोदकसिंधुसमाकुले ॥ वीतिहोत्रोबभूवाऽसौराजाजनकसंमतः ॥ २६ ॥ कन्यामूर्जस्वतीनाम्नींद दावुशनसेविभुः ॥ आसीत्तस्यां देवयानीकन्याकाव्यस्यविश्रुता ॥ २७ ॥ एवंविभज्यपुत्रेभ्यःसप्तद्वीपान्प्रियव्रतः ॥ विवेकवशगोभूत्वायोग मार्गाश्रितोऽभवत् ॥ २८ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणेऽष्टमस्कंधे भुवनकोशेचतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ श्रीनारायणउवाच ॥ देवर्षेशृणुवि स्तारंद्वीपवर्षविभेदतः ॥ भूमंडलस्यसर्वस्ययथादेवप्रकल्पितम् ॥ १ ॥ समासात्संप्रवक्ष्यामिनाऽलंविस्तरतःक्वचित् ॥ जंबुद्वीपःप्रथमतःप्रमा णेलक्षयोजनः ॥ २ ॥विशालोवर्तुलाकारोयथाऽब्जस्यचकर्णिका ॥ नववर्षाणियस्मिंश्चनवसाहस्रयोजनैः ॥ ३ ॥ आयामैःपरिसंख्यानिगि रिभिःपरितःश्रितैः ॥अष्टभिर्दीर्घरूपैश्चसुविभक्तानिसर्वतः ॥४॥ धनुर्वत्संस्थितेज्ञेयेद्वेवर्षेदक्षिणोत्तरे ॥ दीर्घाणितत्रचत्वारिचतुरस्रमिलावृत म् ॥५॥ इलावृतंमध्यवर्षंयन्नाभ्यांसुप्रतिष्ठितः ॥ सौवर्णोगिरिराजोऽयंलक्षयोजनमुच्छ्रितः ॥ ६ ॥ कर्णिकारूपएवाऽयंभूगोलकमलस्यच ॥ मूर्ध्निद्वात्रिंशत्सहस्रयोजनैर्विततस्त्वयम् ॥ ७ ॥

दजी ! द्वीपवर्षके भेदसे इस सब भूमण्डलका विस्तार सुनो ॥ १ ॥ जो संक्षेपसे कहता हूं विस्तारसे नहीं. यह जम्बूद्वीप प्रमाणमें लाख योजन है ॥ २ ॥ यह विशाल गोलाकार कमलकर्णिकाके समान है जिसमें नवसहस्र योजनमें नौ वर्ष है ॥ ३ ॥ इतनेही चौडे पर्वतोंसे घिरा हुआ है अर्थात् एक एक वर्षका नौ सहस्रयोजनमें विस्तार है आठ मर्यादा पर्वतोंमे विभक्त है ॥ ४ ॥ दक्षिण उत्तरके दो वर्ष धनुषके समान स्थित है और चार केवल दीर्घाकार मात्र है इस सबके मध्य इलावृत है ॥५॥ इलावृत मध्यवर्षनाभिरूपसे प्रतिष्ठित है इसमें मेरु सुवर्णका पर्वत लाख योजनका ऊंचा है ॥ ६ ॥ यह भूगोल कमलकी कर्णिकारूप है

ग्यारह अर्ब वर्षतक बलवान् इन्द्रिय होकर राज्य करता रहा जब सूर्य इस पृथ्वीके अर्धगोलकमें तपता है॥ १० ॥ तब नीचेके आधे भागमें अंधकार रहता है, राजाने यह व्यतिकर देख मनमे विचार किया॥ ११ ॥ कि मेरे शासनकालमे पृथ्वीमें अंधकार कैसे रह सक्ता है मै अपने योगबलसे इस अंधकारको दूर करूंगा॥ १२॥ इसप्रकार स्वायंभुवपुत्रने विचारकर सूर्यके समान एक प्रकाशित रथ बनाय सातवार प्रदक्षिणा कर निम्नभागका अंधकार दूर किया॥ १३ ॥ ऐसी सात प्रदक्षिणा उस रथकी होनेसे जो भूमिमें गर्त हुए वही सात सागरनामसे विख्यात हुए॥ १४॥ और भूमिविभागके कारण वही स्थलभाग सातद्वीप कहाये, रथनेमिसे प्रगट हुई परिखाही सात

एकादशार्बुदाब्दानामव्याहतबलेंद्रियः ॥ यदासूर्यःपृथिव्याश्चविभागेप्रथमेऽतपत् ॥ १० ॥ भागेद्वितीयेतत्राऽसीदंधकारोदयःकिल ॥ एवंव्यतिकरंराजाविलोक्यमनसाचिरम् ॥ ११ ॥ प्रशास्तिमयिभूम्यांचतमःप्रादुर्भवेत्कथम् ॥ एवंनिवारयिष्यामिभूमौयोगबलेनच ॥ १२ ॥ एवंव्यवसितोराजापुत्रःस्वायंभुवस्यसः ॥ रथेनाऽऽदित्यवर्णेनसप्तकृत्वःप्रकाशयन् ॥ १३ ॥ तस्यापिगच्छतोराज्ञोभूमौयद्रथनेमयः ॥ पतितास्तेसमुद्राख्यांभेजिरेलोकहेतवे ॥ १४ ॥ जाताःप्रदेशास्तेसप्तद्वीपाभूमौविभागशः ॥ रथनेमिसमुत्थास्तेपरिखाःसप्तसिंधवः॥ १५ ॥ यतआसंस्ततःसप्तभुवोद्वीपाहितेस्मृताः ॥ जंबुद्वीपःप्लक्षद्वीपःशाल्मलीद्वीपसंज्ञकः ॥ १६ ॥ कुशद्वीपःक्रौंचद्वीपःशाकद्वीपश्चपुष्करः॥तेषांचपरिमाणंतुद्विगुणंचोत्तरोत्तरम् ॥ १७ ॥ समंततश्चोपक्लप्तंबहिर्भागक्रमेणच ॥ क्षारोदेक्षुरसोदौचसुरोदश्चघृतोदकः ॥ १८ ॥ क्षीरोदोदधिमंडोदःशुद्धोदश्चेतितेस्मृताः ॥ सप्तैतेप्रतिविख्याताःपृथिव्यांसिंधवस्तदा ॥ १९ ॥ प्रथमोजंबुद्वीपाख्योयःक्षारोदेनवेष्टितः ॥ तत्पतिंविदधेराजापुत्रमाग्नीध्रसंज्ञकम् ॥२०॥प्लक्षद्वीपेद्वितीयेऽस्मिन्द्वीपेक्षुरससंप्लुते ॥ जातस्तदधिपःप्रैयव्रतइध्मादिजिह्वकः ॥२१॥ शाल्मलीद्वीपएतस्मिन्सुरोदधिपरिप्लुते ॥ यज्ञबाहुंतदधिपंकरोतिस्मप्रियव्रतः॥२२॥ कुशद्वीपेऽतिरम्येचघृतोदेनोपवेष्टिते॥ हिरण्यरेताराजाभूत्प्रियव्रततनूजनिः ॥२३॥

सागर कहाये।। १५॥ उनके बीचकी भूमि सात द्वीपनामवाली हुई. जंबू, प्लक्ष, शाल्मली॥ १६॥ कुशद्वीप, क्रौंचद्वीप, शाकद्वीप, पुष्करद्वीप हुए इनका परिमाण भी एकसे दूसरेका दूना है॥ १७॥ और इनके चारो ओर क्रमसे खारीजल, इक्षुरस, सुरोद घृतरूपजल ॥ १८ ॥ क्षीरोद, दधिमण्डोद, शुद्धोद यह सात सागर पृथ्वीमे विख्यातहैं यह जलोके भेद हैं इन्हीं सातों सागरोसे यह सातों वस्तु गो इक्षुआदि द्वारा प्रगट होतीहैं॥ १९ ॥ पहला जंबूद्वीप क्षारसमुद्रसे वेष्टित है, उसका राज्य राजाने आग्नीध्रपुत्रको दिया॥ इक्षुरससे वेष्टित प्लक्षद्वीपका अधिपति इध्मजिह्वको किया ॥ २० ॥ २१ ॥ सुरोदसे वेष्टित शाल्मलीद्वीपका अधिपति यज्ञबाहुको किया॥ २२॥ घृतोदसे वेष्टित

महायोगी पुलहाश्रममें चले गये वह महाशय सांख्यमे निपुण अवतक वहां वर्तमान हैं ॥ १९ ॥ जिनके नामस्मरणमात्रसे सांख्ययोग सिद्ध हो जाता है,उन योगाचार्य सर्वश्रेष्ठ कपिलदेवजीको प्रणाम करता हूं जो सब वरके देनेवाले हैं ॥ २० ॥ यह मैने कन्याका उत्तम वंश वर्णन किया इसक पढने सुननेसे सब पाप नाश होते हैं ॥२१॥ अब मनुपुत्रोका सुन्दर वंश कहता हूं जिसके श्रवण करनेसे परमपदकी प्राप्ति होती है ॥२२॥ द्वीप वर्ष सागर आदिकी व्यवस्था जिसके पुत्रोने की जिससे व्यवहारकी प्रसिद्धि और सब प्राणियोंको सुख प्राप्त होता है ॥ २३ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे अष्टमस्कन्धे भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः ॥ ॥ ३ ॥ नारायण बोले स्वायंभुवमनुका ज्येष्ठ पुत्र प्रियव्रत हुआ वह नित्य पिताकी सेवामें तत्पर सत्यधर्मका परायण हुआ ॥ १ ॥ उसने प्रजापति विश्वक

यन्नामस्मरणेनाऽपिसांख्ययोगश्चसिद्ध्यति ॥ तंवंदेकपिलंयोगाचार्यंसर्ववरप्रदम् ॥ २० ॥ एवमुक्तंमनोःकन्यावंशवर्णनमुत्तमम् ॥ पठतांशृण्वतांचाऽपिसर्वपापविनाशनम् ॥२१॥ अतःपरंप्रवक्ष्यामिमनुपुत्रान्वयंशुभम् ॥ यदाकर्णनमात्रेणपरंपदमवाप्नुयात् ॥२२॥ द्वीपवर्षसमुद्रादिव्यवस्थायत्सुतैःकृता ॥ व्यवहारप्रसिद्ध्यर्थंसर्वभूतसुखाप्तये ॥२३॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेऽष्टमस्कंधेभुवनकोशेतृतीयोऽध्यायः॥३॥ नारायणउवाच॥मनोःस्वायंभुवस्याऽऽसीज्ज्येष्ठःपुत्रःप्रियव्रतः ॥ पितुःसेवापरोनित्यंसत्यधर्मपरायणः ॥१॥ प्रजापतेर्दुहितरंसुरूपांविश्वकर्मणः॥बर्हिष्मतींचोपयेमेसमानांशीलकर्मभिः॥२॥तस्यांपुत्रान्दशगुणैरन्वितान्भावितात्मनः॥ जनयामासकन्यांचोर्जस्वतींचयवीयसीम्॥३॥ आग्नीध्रश्चेध्मजिह्वश्चयज्ञबाहुस्तृतीयकः॥ महावीरश्चतुर्थस्तुपंचमोरुक्मशुक्रकः॥४॥घृतपृष्ठश्चसवनोमेधातिथिरथाऽष्टमः॥वीतिहोत्रःकविश्चेतिदशैतेवह्निनामकाः ॥ ५ ॥ एतेषांदशपुत्राणांत्रयोऽप्यासन्विरागिणः ॥ कविश्चसवनश्चैवमहावीरइतित्रयः ॥ ६ ॥ आत्मविद्यापरिष्णाताःसर्वेतेह्यूर्ध्वरेतसः ॥ आश्रमेपरहंसाख्येनिःस्पृहाह्यभवन्मुदा ॥ ७ ॥ अपरस्यांचजायायांत्रयःपुत्राश्चजज्ञिरे ॥ उत्तमस्तामसश्चैवरैवतश्चेतिविश्रुताः ॥ ८ ॥ मन्वंतराधिपतयएतेपुत्रामहौजसः ॥ प्रियव्रतःसराजेंद्रोबुभुजेजगतीमिमाम् ॥ ९ ॥

र्माकी बर्हिष्मती नाम कन्या रूपशीलवतीसे विवाह किया ॥ २ ॥ उसमे अपने समान दश पुत्र और एक कन्या ऊर्जस्वतीनाम प्रगट की ॥ ३ ॥ आग्नीध्र, इध्मजिह्व, यज्ञबाहु, महावीर, रुक्मशुक्रक ॥ ४ ॥ घृतपृष्ठ, सवन, मेधातिथि, वीतिहोत्र, कवि यह दश वह्नि नामक हुए ॥ ५ ॥ इन दश पुत्रोंमें तीन विरक्त होगये वे कवि सवन और महावीर थे ॥ ६ ॥ यह सब आत्मविद्यामें निष्णात होनेके कारण ऊर्ध्वरेता हुए और परमहंसनामक आश्रममें आनन्दसे निवास करने लगे ॥ ७ ॥ दूसरी भार्यामे तीन पुत्र हुए वे उत्तम तामस रैवत नामसे विख्यात हुए ॥ ८ ॥ यह प्रतापी पुत्र मन्वंतरोंके अधिपति हुए, इसप्रकार राजा प्रियव्रत इस भूमिको भोगने लगा ॥ ९ ॥

आपको आगे पीछे प्रणाम है, आप सम्पूर्ण देवताओंके आधार बृहद्धाम हो आपको प्रणाम है ॥ २२ ॥ आपनेही शक्तियुक्त हो मुझे प्रजाके निर्माणमें नियुक्त किया है आपहीकी आज्ञासे मैं प्रजाकी सृष्टि करता और बिगाड़ता हूँ ॥ २३ ॥ हे देवेश ! आपहीकी सहायतासे पहले देवताओंने अमृत पाया जो यथासमयमें बलानुसार प्राप्त हुआ ॥ २४ ॥ इस त्रिलोकीके साम्राज्यको आपहीकी आज्ञासे इन्द्र देवताओंसे पूजित हो ऐश्वर्यके सहित भोगता है ॥ २५ ॥ अग्नि जठरादिके भेदसे पावकताको प्राप्त होकर देवासुर मनुष्योंका पालन करताहै ॥ २६ ॥ पितरोंके अधिपति धर्मराजभी सबकर्मोंके द्रष्टा हैं वहभी आपहीके नियोगसे सब कर्मोंके फलदाता हैं ॥ २७ ॥ नैर्ऋतराक्षसोंके अधिपति यक्ष विघ्ननाशक सब प्राणियोंके कर्मसाक्षी आपहीके द्वारा होते हैं ॥ २८ ॥ जलोंके पति वरुण लोक

अग्रतश्चनमस्तेस्तुपृष्ठतश्चनमोनमः ॥ सर्वामराधारभूतबृहद्धामनमोस्तुते ॥ २२ ॥ त्वयाहंचप्रजासर्गेनियुक्तःशक्तिबृंहितः ॥ त्वदाज्ञावशतः सर्गंकरोमिविकरोमिच ॥२३॥ त्वत्सहायेनदेवेशाअमराश्चपुराहरे ॥ सुधांविभेजिरेसर्वेयथाकालंयथाबलम् ॥ २४ ॥ इंद्रस्त्रिलोकीसाम्राज्यं लब्धवांस्त्वन्निदेशतः॥ भुनक्तिलक्ष्मींबहुलांसुरसंघप्रपूजितः ॥ २५ ॥ वह्निःपावकतांलब्ध्वाजाठरादिविभेदतः ॥ देवासुरमनुष्याणांकरोत्याप्यायनंतथा ॥ २६ ॥ धर्मराजोऽथपितॄणामधिपःसर्वकर्मदृक्॥कर्मणांफलदाताऽसौत्वन्नियोगादधीश्वरः ॥ २७॥ नैर्ऋतोरक्षसामीशोयक्षोविघ्नविनाशनः ॥ सर्वेषांप्राणिनांकर्मसाक्षीत्वत्तःप्रजायते ॥ २८ ॥ वरुणोयादसामीशोलोकपालोजलाधिपः ॥ त्वदाज्ञाबलमाश्रित्यलोकपालत्वमागतः ॥२९॥ वायुर्गंधवहःसर्वभूतप्राणनकारणम् ॥ जातस्तवनिदेशेनलोकपालोजगद्गुरुः ॥ ३० ॥ कुबेरःकिन्नरादीनांयक्षाणांजीवनाश्रयः ॥ त्वदाज्ञांतर्गतःसर्वलोकपेषुचमान्यभूः ॥ ३१ ॥ ईशानःसर्वरुद्राणामीश्वरांतकरःप्रभुः ॥ जातोलोकेशवंद्योऽसौसर्वदेवाधिपालकः ॥ ३२ ॥ नमस्तुभ्यंभगवतेजगदीशायकुर्महे ॥ यस्यांशभागाःसर्वेहिजातादेवाःसहस्रशः ॥ ३३ ॥ नारदउवाच ॥ एवंस्तुतोविश्वसृजाभगवानादिपूरुषः ॥ लीलावलोकमात्रेणाऽप्यनुग्रहमवाऽसृजत् ॥ ३४ ॥

पाल जलाधिप आपही की आज्ञाबलको प्राप्त हो लोकपालत्वको प्राप्त हुए है ॥ २९ ॥ वायु गंध वहन करनेवाला सबका प्राणधारण करनेका कारण वहभी लोकपालक जगत्का गुरु आपहीकी आज्ञासे हुआ है॥ ३०॥कुबेर किन्नर और यक्षोंके जीवनका आश्रय आपकीही आज्ञासे सब लोकमे मान्य हुआ है॥ ३१॥ सब रुद्रोंके अधिपति ईश्वर अन्तकारी सब देवोंके पालक हे लोकेश ! आपहीके कारण सबके वन्दनीय हुए है ॥ ३२ ॥ हे जगदीश्वर भगवान् ! आपको प्रणाम है जिसके अंशभागसे सब देवता हुए हैं ॥ ३३ ॥ नारदजी बोले जब इस प्रकार ब्रह्माजीने आदिपुरुष भगवान्‌की स्तुति की तब भगवान्‌ने अपनी

वे अपने खेदका नाशक घुर घुर शब्द सुनकर तप सत्य जनलोकनिवासी श्रेष्ठ देवता ॥९॥ ऋक् साम अथर्वके छन्दोमय स्तोत्र तथा पुरुषसूक्तके वचनोंसे ब्राह्मण अभिवर्षण करनेलगे ॥ १० ॥ हरि ईश्वर भगवान् उनके स्तोत्रोंको सुनकर कृपादृष्टिसे उनको देख जलमे प्रविष्ट हुए ॥११॥ प्रवेश करनेसे केशरके आघातसे पीडित हो समुद्र कहनेलगा हे शरणागतके दुःख दूरकरनेवाले मेरी रक्षा करो ॥ १२॥ भगवान् सागरका यह वचन सुनकर जलचरोंको विदीर्ण करते सागरमे प्रविष्ट हुए॥ १३ ॥ पृथ्वीके खोजनेको इधर उधर धावमान होने लगे वारंवार सूँघकर ऊपर उठाने योग्य धराको शनैः प्राप्त हुए ॥ १४ ॥ जो सब जीवोंके आश्रय वाली भूमि जलके अन्तरमे थी देवदेवेशने उसको अपनी दंष्ट्रापर धारण किया ॥ १५ ॥ यज्ञेश यज्ञपुरुष उसको अपनी दंष्ट्रापर धारण

तेनिशम्यस्वखेदस्यशयिष्णुघुर्घुरस्वनम् ॥ जनस्तपःसत्यलोकवासिनोमरवयकाः ॥ ९ ॥ छन्दोमयैःस्तोत्रवरैर्ऋक्सामाथर्वसंभवैः ॥ वचोभिःपुरुषंत्वाद्यंद्विजेंद्राःपर्यवाकिरन् ॥ १० ॥ तेषांस्तोत्रंनिशम्याऽऽद्योभगवान्हरिरीश्वरः ॥ कृपावलोकमात्रेणाऽनुगृहीत्वाऽपआविशत् ॥
॥ ११ ॥ तस्यांतर्विशतःक्रूरसटाघातप्रपीडितः ॥ समुद्रोऽथाऽब्रवीद्देवरक्षमांशरणार्तिहन् ॥ १२ ॥ इत्याकर्ण्यसमुद्रोक्तंवचनंहरिरीश्वरः ॥ विदारयञ्जलचराञ्जगामांतर्जलेविभुः ॥ १३ ॥ इतस्ततोऽभिधावन्सन्विचिन्वन्पृथिवींधराम् ॥ आघ्रायाघ्रायसर्वेशोधरामासादयच्छनैः ॥
॥ १४ ॥ अंतर्जलगतांभूमिंसर्वसत्त्वाश्रयांतदा ॥ भूमिंसदेवदेवेशोदंष्ट्रयोदाजहारताम् ॥ १५ ॥ तांसमुद्धृत्यदंष्ट्राग्रेयज्ञेशोयज्ञपूरुषः ॥ शुशुभेदिग्गजोयद्वदुद्धृत्याऽथसुपद्मिनीम् ॥ १६ ॥ तंदृष्ट्वादेवदेवेशोविरंचिःसमनुःस्वराट् ॥ तुष्टाववाग्भिर्देवेशंदंष्ट्रोद्धृतवसुंधरम् ॥ १७ ॥ ब्रह्मोवाच ॥ जितंतेपुण्डरीकाक्षभक्तानामार्तिनाशन ॥ खर्वीकृतसुराधारसर्वकामफलप्रद ॥ १८ ॥ इयंचधरणीदेवशोभतेवसुधातव ॥ पद्मिनीवसुपत्राढ्यामतंगजकरोद्धृता ॥ १९ ॥ इदंचतेशरीरंवैशोभतेभूमिसंगमात् ॥ उद्धृतांबुजशुंडाग्रकरींद्रतनुसन्निभम् ॥ २० ॥ नमोनमस्तेदेवेशसृष्टिसंहारकारक ॥ दानवानांविनाशायकृतनानाकृतेप्रभो ॥ २१ ॥

कर पद्मिनीको उखाडे दिग्गजके समान शोभित हुए ॥१६॥ उन देवदेवको ब्रह्मा स्वराट् मनु देखकर वसुन्धराधारी देवकी स्तुति करने लगे ॥१७॥ ब्रह्माजी बोले हेपुण्डरीकाक्ष ! हे भक्तोके दुःख नाशक। हे सबकामफलके दाता। हे सुराधार आपने सत्यलोकतकको खर्व किया है आपकी जय हो ॥१८॥ हे देव ! यह वसुधा धरणी आप से शोभा पाती है जैसे मतंगद्वारा उखाडी हुई कमलिनी हो॥१९॥यह आपका शरीर भूमिके संगमसे शोभा पाता है जैसे सूंडमें कमल उखाडे हाथीका शरीर शोभित हो॥२०॥हे सृष्टिसंहारकारक देवेश ! आपको प्रणाम है. हे प्रभो ! आप दानवोके नाशके निमित्त अनेकशरीर धारण करते हो ॥२१॥

जब स्वायंभुवमनुसे इसप्रकार ब्रह्माजीने कहा तब वह तपसे जगतकी योनिरूप देवीको प्रसन्न करने लगे॥२२॥सावधान मनसे देवीको सन्तुष्ट करने लगे जो आदि माया सर्वशक्ति और सब कारणोंका कारण है॥२३॥ मनु बोले हे जगतकी कारणस्वरूप देवी! आपको प्रणाम है- तुम शंख, चक्र, गदा हाथमें लिये नारायणके हृदयमे स्थित हो॥२४॥वेदकी मूर्ति जगतकी माता सब कारणोकी कारण स्थानकी रूपवाली तीन वेदके प्रमाणकी ज्ञाता सब देवताओंसे स्तुतिको प्राप्त कल्याण स्वरूप ॥२५॥हे महेश्वरि! हे महामाये! हे महोदये! महादेवकी प्रिया सर्वनिवास महादेवकी प्रिय करनेवाली ॥ २६॥ गोपेन्द्रकी प्रिया ज्येष्ठा महानंदा और महोत्सवस्वरूप महामारीके भय हरनेवाली देवादिसे पूजित तुमको प्रणाम है ॥२७॥ हे सम्पूर्ण मंगलोकी मंगल हे शिवे! हेसर्वार्थसाधिके! हे शरणागतवत्सले गौरी

एवमुक्तःप्रजास्रष्ट्रामनुःस्वायंभुवोविराट् ॥ जगद्योनिंतदादेवींतपसातर्पयद्विभुः ॥ २२ ॥ तुष्टावदेवींदेवेशींसमाहितमतिःकिल ॥ आद्यांमायां सर्वशक्तिंसर्वकारणकारणाम् ॥ २३ ॥ मनुरुवाच ॥ नमोनमस्तेदेवेशिजगत्कारणकारणे ॥ शंखचक्रगदाहस्तेनारायणहृदाश्रिते ॥ २४ ॥ वेदमूर्तेजगन्मातःकारणस्थानरूपिणि ॥ वेदत्रयप्रमाणज्ञेसर्वदेवनुतेशिवे ॥ २५ ॥ माहेश्वरिमहाभागेमहामायेमहोदये ॥ महादेवप्रियावासे महादेवप्रियंकरि ॥ २६ ॥ गोपेन्द्रस्यप्रियेज्येष्ठेमहानंदेमहोत्सवे ॥ महामारीभयहरेनमोदेवादिपूजिते ॥ २७॥ सर्वमंगलमांगल्येशिवेसर्वार्थ साधिके ॥ शरण्येत्र्यंबकेगौरिनारायणिनमोस्तुते ॥२८॥ यतश्चैदंयया विश्वमोतंप्रोतंचसर्वदा ॥ चैतन्यमेकमाद्यंतरहितंतेजसांनिधिम् ॥२९॥ ब्रह्मायदीक्षणात्सर्वंकरोतिचहरिःसदा ॥ पालयत्यपिविश्वेशःसंहर्तायदनुग्रहात् ॥ ३० ॥ मधुकैटभसंभूतभयार्तःपद्मसंभवः ॥ यस्यास्तवेनमु मुचेघोरदैत्यभवांबुधेः ॥ ३१ ॥ त्वंह्रीःकीर्तिःस्मृतिःकांतिःकमलागिरिजासती ॥ दाक्षायणीवेदगर्भाबुद्धिदात्रीसदाभया ॥ ३२ ॥ स्तोष्ये त्वांचनमस्यामिपूजयामिजपामिच ॥ ध्यायामिभावयेवीक्षेश्रोष्येदेविप्रसीदमे ॥ ३३ ॥ ब्रह्मावेदनिधिःकृष्णोलक्ष्म्यावासःपुरंदरः ॥ त्रिलोका धिपतिःपाशीयादसांपतिरुत्तमः ॥ ३४ ॥

नारायणी आपको प्रणाम है ॥२८॥ जिसके द्वारा यह विश्व ओत प्रोत हो रहा है चैतन्यस्वरूप एक आद्यंतरहित तेजोकी निधि॥२९॥ ब्रह्मा जिसके ईक्षणसे सब करता है जिसके अनुग्रहसे विष्णु पालते और शिव संहार करते हैं ॥ ३० ॥ जब, मधुकैटभके भयसे ब्रह्माजी घबराये जिसकी स्तुतिसे घोर दैत्यभय छूट गया ॥३१॥ तुम ह्री, कीर्ति, स्मृति, कान्ति, कमला, गिरिजा, सती, दाक्षायणी, वेदगर्भा, बुद्धिकी देनेवाली, सदा निर्भयरूप ॥ ३२ ॥ मैं तुम्हारी स्तुति करता नमस्कार करता पूजन और जप करता हू. हे देवि! मै तुम्हारा ध्यान, ईक्षण और श्रवण करता हूं. तुम मेरे ऊपर प्रसन्न हो॥३३॥ब्रह्मा वेदके निधि, विष्णु लक्ष्मीके

॥ १० ॥ और अन्तमे किसमें लय होता है तथा सम्पूर्ण फलका उदय कहांसे होता है और किसके ज्ञानसे यह माया नाशको प्राप्त होती है॥ ११ ॥ किसके पूजन, जप, ध्यानसे हे देव ! प्रकाश होता है जैसे सूर्योदयसे अन्धकार दूर होता है॥ १२ ॥ हे देव ! सब प्रकारसे इस प्रश्नका उत्तर दीजिये; जिस प्रकार यह लोक अंधकारमें निमग्न हुआ तरजाय ॥ १३ ॥ व्यासजी बोले जब इस प्रकारसे देवर्षि नारदजीने प्रश्न किया तब महायोगी नारायण प्रसन्न होकर कहने लगे ॥ १४ ॥ नारायण बोले हे देवर्षि ! सुनो जिसप्रकार यह जगत्का तत्त्व है जिसके जाननेसे यह जन्तु जगत्के भ्रममें नहीं पडता ॥ १५ ॥ देवीने मुझसे जगत्का तत्त्व वर्णन कियाहै, ऋषि, गन्धर्व, देवता और दूसरे मनीषियोनेभी वर्णन कियाहै ॥ १६ ॥ वह देवी जगत्को प्रगटकर पालन करती है और

जगतस्तत्त्वमाद्यंयत्तन्मेवदयथेप्सितम् ॥ जायतेकुतएवेदंकुतश्चेदंप्रतिष्ठितम् ॥ १० ॥ कुतोंतंप्राप्नुयात्कालेकुत्रसर्वफलोदयः ॥ केनज्ञातेनमायैषामोहभूर्नाशमाप्नुयात् ॥ ११ ॥ कयाऽर्चयाकिंजपेनकिंध्यानेनात्महृत्कजे ॥ प्रकाशोजायतेदेवतमस्यर्कोदयोयथा ॥ १२ ॥ एतत्प्रश्नोत्तरंदेवब्रूहिसर्वमशेषतः ॥ यथालोकस्तरेदंधतमसंत्वंजसैवहि ॥ १३ ॥ व्यासउवाच ॥ एवंदेवर्षिणापृष्टःप्राचीनोमुनिसत्तमः ॥ नारायणोमहायोगीप्रतिनंद्यवचोब्रवीत् ॥ १४ ॥नारायणउवाच ॥ शृणुदेवर्षिवर्याऽत्रजगतस्तत्त्वमुत्तमम् ॥ येनज्ञातेनमर्त्योहिजायतेनजगद्भ्रमे ॥ १५ ॥ जगतस्तत्त्वमित्येवदेवीप्रोक्तामयापिहि ॥ ऋषिभिर्देवगंधर्वैरन्यैश्चापिमनीषिभिः ॥ १६ ॥ साजगत्सृजतेदेवीतयाचप्रतिपाल्यते॥तयाचनाश्यतेसर्वमितिप्रोक्तंगुणत्रयात् ॥ १७॥ तस्याःस्वरूपंवक्ष्यामिदेव्याःसिद्धर्षिपूजितम् ॥ स्मरतांसर्वपापघ्नंकामदंमोक्षदंतथा ॥ १८ ॥ मनुःस्वायंभुवस्त्वाद्यःपद्मपुत्रःप्रतापवान् ॥शतरूपापतिःश्रीमान्सर्वमन्वंतराधिपः ॥ १९ ॥ समनुःपितरंदेवंप्रजापतिमकल्मषम् ॥ भक्त्यापर्यचरत्पूर्वंतमुवाचाऽऽत्मभूःसुतम् ॥ २० ॥पुत्रपुत्रत्वयाकार्यदेव्याराधनमुत्तमम् ॥ तत्प्रसादेनतेतातप्रजासर्गःप्रसिद्ध्यति ॥ २१ ॥

...णके द्वारा वही जगत्का नाश करती है, उस सिद्ध और ऋषियोसे पूजित देवीके स्वरूपको वर्णन करताहूं जो स्मरण करतेही सब पापको दूरकरती है और ... तथा मोक्षकी देनेवाली है ॥ १७ ॥ १८ ॥ ब्रह्माजीके पुत्र स्वायंभुवमनु हुए और शतरूपा उनकी स्त्री थी, यह मन्वन्तराधिप है ॥ १९ ॥ वह मनु ... पापरहित पिताजीकी परमभक्तिसे उपासना करने लगे तब उन ब्रह्माजीने अपने पुत्रसे कहा ॥ २० ॥ हे पुत्र ! तुम देवीका श्रेष्ठ आराधन करो ... प्रसादसे यह तुम्हारी प्रजासृष्टि सिद्ध होगी ॥ २१ ॥

दोहा—जगदानंदप्रदायिनी, सकल सुमंगलमूल। शिवाभवानी मिश्रपर; सदा रहो अनुकूल ॥

जनमेजय बोले आपने सूर्य चन्द्रवंशी राजोंका जो चरित्र कहा सो अमृतका स्थान चरित्र हमने सुना ॥ १ ॥ अब यह सुननेकी इच्छाहै कि, वह जगदम्बिका देवी सब मन्वन्तरों में जिस जिस रूपसे पूजित होती है॥ २ ॥ और जिसजिसस्थानमें जिस जिस कर्मसे पूजित होती है "तथा जिस जिस शरीरसे देवी फल देनेको पूजी जाती है जिस जिस मंत्रबीजसे जहां जहां पूजीजाती है" देवीका विराट्रूप और उसका वर्णन॥ ३ ॥ तथा जिस ध्यानसे उस सूक्ष्म शरीरमें बुद्धिकी गति होती है. हे विप्रर्षे ! वह सब कहिये जिसमें हमको मंगलकी प्राप्ति हो ॥ ४ ॥ व्यासजी बोले हे भारत ! देवीका आराधन सुनो, जिसके करने सुननेसे मनुष्यका

श्रीगणेशायनमः ॥ जनमेजयउवाच ॥ सूर्यचंद्रान्वयोत्थानांनृपाणांसत्कथाश्रितम् ॥ चरितंभवताप्रोक्तंश्रुतंतदमृतास्पदम् ॥ १ ॥ अधुना श्रोतुमिच्छामिसादेवीजगदंबिका ॥ मन्वंतरेषुसर्वेषुयद्यद्रूपेणपूज्यते ॥ २ ॥ यस्मिन्यस्मिंश्चवैस्थानेयेनयेनचकर्मणा ॥ "शरीरेणचदेवेशीपूजनीयाफलप्रदा॥येनैवमंत्रबीजेनयत्रयत्रचपूज्यते॥" देव्याविराट्स्वरूपस्यवर्णनंचयथातथम्॥ ३ ॥ येनध्यानेनतत्सूक्ष्मेस्वरूपेस्यान्मतेर्गतिः॥ तत्सर्ववदविप्रर्षेयेनश्रेयोहमाप्नुयाम् ॥ ४ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिदेव्याराधनमुत्तमम् ॥ यत्कृतेनश्रुतेनाऽपिनरःश्रेयोऽत्रविंदते ॥ ५ ॥ एवमेतन्नारदेनपृष्टोनारायणःपुरा ॥ तस्मैयदुक्तवान्देवोयोगचर्याप्रवर्तकः ॥ ६ ॥ एकदानारदःश्रीमान्पर्यटन्पृथिवीमिमाम् ॥ नारायणाश्रमंप्राप्तोगतखेदश्चतस्थिवान् ॥ ७ ॥ तस्मैयोगात्मनेनत्वाब्रह्मदेवतनूद्भवः ॥ पर्यपृच्छदिमंचाऽर्थयत्पृष्टोभवताऽनघ॥ ८ ॥ नारदउवाच॥ देवदेवमहादेवपुराणपुरुषोत्तम ॥ जगदाधारसर्वज्ञश्लाघनीयोरुसद्गुण ॥ ९ ॥

कल्याण होता है ॥ ५ ॥ यही बात पहले नारदजीने नारायणसे पूँछी थी योगमार्गके प्रवर्तक भगवान् जो उनसे कहा ॥ ६ ॥ वही कहते है. एक समय श्रीमान् नारदजी पृथ्वीपर्यटन करते हुए नारायणके आश्रममें आय खेदरहित स्थित हुए ॥ ७ ॥ नारदजी उन योगात्माके निमित्त नमस्कार करके जो आपने पूँछा यही बात पूछते हुए ॥ ८ ॥ नारदजी बोले, हे देवदेव ! महादेव ! हे पुराणपुरुषोत्तम ! हे जगत्के आधार ! हे सर्वज्ञ ! हे सद्गुणोंसे श्लाघनीय ! आप जगत्के जिस प्रकार आदि हो सो मुझसे विस्तारसे कहो यह जगत् कहांसे उत्पन्न और किसमें प्रतिष्ठित है ॥ ९ ॥

अथ श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते अष्टमस्कन्धः प्रारभ्यते ॥

अतएव प्रजापति ब्रह्माने प्रथम सात मानस पुत्र उत्पन्न किये. उनके नाम मरीचि; अत्रि, अंगिरा, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु और वशिष्ठ. यह सात मानस पुत्र कहकर विख्यात हैं ॥ १० ॥ इसके उपरान्त उन प्रजापतिके रोषसे रुद्र, उत्संगसे नारद और दक्षिण अंगुष्ठसे दक्ष उत्पन्न हुए. इस प्रकार सनकादिऋषिलोग भी उनके मानस पुत्र थे ॥ ११ ॥ हे महीपते ! प्रजापतिके वाम अंगुष्ठसे दक्षकी स्त्री उत्पन्न हुई. वह सर्वांगसुन्दरी कन्या वीरिणी और असिक्नीनामसे सम्पूर्ण पुराणोंमें विख्यात है ॥ १२ ॥ देवर्षिप्रवर नारदने समयान्तरमें उसके गर्भसे जन्म ग्रहण किया वह असिक्नी नामसे विख्यात थी ॥ १३ ॥ जनमेजयने कहा हे ब्रह्मन् ! आपने कहा है कि, तपस्वी नारदने दक्षके उरसे और वीरिणीके गर्भसे जन्म ग्रहण किया था इसमें मुझको संशय उत्पन्न हुआ है ॥ १४ ॥ नारदमुनि

"ससर्जमानसान्पुत्रान्सप्तसंख्यान्प्रजापतिः" ॥ मरीचिरंगिराऽत्रिश्चवसिष्ठःपुलहःक्रतुः । पुलस्त्यश्चेतिविख्याताःसप्तैतेमानसाःसुताः॥१०॥ रुद्रोरोषात्समुत्पन्नोऽप्युत्संगान्नारदोऽभवत् ॥ दक्षोंगुष्ठात्तथाऽन्येपिमानसाःसनकादयः ॥११॥ वामांगुष्ठाद्दक्षपत्नीजातासर्वांगसुंदरी ॥ वीरिणी नामविख्यातापुराणेषुमहीपते ॥१२॥ असिक्नीतिचनाम्नासायस्यांजातोऽथनारदः ॥ देवर्पिप्रवरःकामंब्रह्मणोमानसःसुतः ॥१३॥ जनमेजय उवाच॥अत्रमेसंशयोब्रह्मन्यदुक्तंभवतावचः॥वीरिण्यांनारदोजातोदक्षादितिमहातपाः॥१४॥कथंदक्षस्यपत्न्यांतुवीरिण्यांनारदोमुनिः॥ जातो हिब्रह्मणःपुत्रोधर्मज्ञस्तापसोत्तमः ॥१५॥ विचित्रमिदमाख्यातंभवतानारदस्यच॥दक्षाज्जन्माऽस्यभार्यायांतद्वदस्वसविस्तरम् ॥१६॥ पूर्वदेहः कथंमुक्तःशापात्कस्यमहात्मना ॥ नारदेनबहुज्ञेनकस्माज्जन्मकृतंमुने ॥ १७ ॥ व्यासउवाच ॥ ब्रह्मणाऽसौसमादिष्टोदक्षःसृष्ट्यर्थमादितः ॥ प्रजाःसृजेतिसुभृशंबृद्धिहेतोःस्वयंभुवा ॥ १८ ॥

एक तो ब्रह्माके पुत्र है विशेषकर धर्मज्ञानयुक्त और तपस्वी लोगोंमें अग्रगण्य है. अतएव उन्होने दक्षकी पत्नी वीरिणीके गर्भसे किस प्रकार जन्म ग्रहण किया ? ॥ १५ ॥ अच्छा, यदि यही हो तो दक्षसे उनकी भार्याके गर्भमे नारदजीने जो जन्म ग्रहण किया था आप वही विचित्र कथा विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये ॥ १६ ॥ हे मुने ! महात्मा नारदजीने अनेक प्रकार ज्ञानयुक्त होकर भी किसके शापसे पूर्वदेह त्यागकर फिर कैसे जन्मग्रहण किया ॥ १७ ॥ व्यासजीने कहा "जगत्को बढानेके लिये असंख्य प्रजा उत्पन्न करो" स्वयंभू ब्रह्माने सृष्टिकी इच्छासे यह कहकर प्रथम दक्षको आज्ञा दी ॥ १८ ॥

अथ श्रीमद्देवीभागवते भाषाटीकासमेते अष्टमस्कन्धः प्रारभ्यते ॥

दक्षप्रजापतिने पिताकी आज्ञा ले वीरणीके गर्भसे बडे बली वीर्यवान् पाँच हजार पुत्र उत्पन्न किये ॥१९॥ उन सम्पूर्ण दक्षके पुत्रोंको प्रजाके बढानेमें अभिलाषी देखकर देवर्षिनारदने कालसे प्रेरित होकर हँसते हँसते कहा ॥ २० ॥ तुमने पृथ्वीका परिमाण न जानकर किस प्रकार प्रजाको उत्पन्न करनेकी इच्छा की है ? अतएव तुम साधारणलोकोंमें हास्यके पात्र होगे इसमें सन्देह नहीं ॥ २१ ॥ परन्तु पृथ्वीका परिमाण जानकर सृष्टिकार्यमें प्रवृत्त होनेसे वह सिद्ध होगा. किन्तु इसके अन्यथा करनेसे कभी कार्यसिद्धि नहीं होगी, यही स्थिर निश्चय जानना चाहिये ॥ २२ ॥ हाय ! तुम अत्यन्त अज्ञानी हो ! ! पृथ्वीका वृत्तान्त न जानकर प्रजाको उत्पन्न करनेमें उद्यत हुए हो अतएव तुम्हारा कार्य किस प्रकार सिद्ध होगा?॥२३॥व्यासजीने कहा हे महाराज ! दैवयोगसे सहसा

ततःपञ्चसहस्रांश्चजनयामासवीर्यवान्॥ दक्षःप्रजापतिःपुत्रान्वीरिण्यांबलवत्तरान् ॥१९॥ दृष्ट्वातान्नारदःपुत्रान्सर्वान्वर्धयिषून्प्रजाः ॥ उवाच प्रहसन्वाचंदेवर्षिःकालनोदितः ॥ २० ॥ भुवःप्रमाणमज्ञात्वास्रष्टुकामाःप्रजाःकथम् ॥ लोकानांहास्यतांयूयंगमिष्यथनसंशयः ॥ २१ ॥ पृथिव्यावैप्रमाणंतुज्ञात्वाकार्यःसमुद्यमः॥कृतोऽसौसिद्धिमायातिनाऽन्यथेतिविनिश्चयः ॥२२॥ बालिशाबतयूयंवैयदज्ञात्वाभुवस्तलम् ॥ समुद्यताःप्रजाःकर्तुंकथंसिद्धिर्भविष्यति॥२३॥व्यासउवाच॥ नारदेनैवमुक्तास्तेहर्यश्वादैवयोगतः॥अन्योन्यमूचुःसहसासम्यगाहमुनिःकिल॥२४॥ ज्ञात्वाप्रमाणमुर्व्यास्तुसुखंस्रक्ष्यामहेप्रजाः ॥ इतिसंचिंत्यतेसर्वेप्रयाताःप्रेक्षितुंभुवः ॥२५॥ तलंसर्वंपरिज्ञातुंवचनान्नारदस्यच ॥ प्राच्यांकेचिद्गताःकामंदक्षिणस्यांतथापरे ॥२६॥ प्रतीच्यामुत्तरस्यांतुकृतोत्साहाःसमंततः ॥ दक्षःपुत्रान्गतान्दृष्ट्वापीडितस्तुशुचाभृशम् ॥२७॥ अन्यानुत्पादयामासप्रजार्थंकृतनिश्चयः॥तेऽपितत्रोद्यताःकर्तुंप्रजार्थमुद्यमंसुताः ॥ २८ ॥

नारदजीका यह वचन सुनकर वह हर्यश्व इत्यादि पुत्र परस्पर कहने लगे कि,यह मुनिवर जो बात कहते है सो सत्य है ॥२४॥ पृथ्वीका परिमाण जानकर हम सुखपूर्वक प्रजाको उत्पन्न करेंगे. वह सब इस प्रकार विचारकर पृथ्वीको देखनेके लिये चलेगये ॥ २५ ॥ वह नारदजीके वचनसे उत्साहित हो सब पृथ्वी देखते देखते कोई पूर्वकी ओर और कोई दक्षिणकी ओर ॥ २६ ॥ कोई उत्तरकी ओर और कोई पश्चिमकी ओर इच्छानुसार चले गये. पुत्रोंके चलेजानेपर दक्ष उनको न देखकर अत्यन्त शोकातुर हुए ॥ २७ ॥ परन्तु उन्होंने प्रजाकी इच्छासे कृतसंकल्प हो फिर अन्यान्य पुत्र उत्पन्न किये उनके वह सब पुत्र भी फिर प्रजाको उत्पन्न करनेमें उद्यत हुए ॥ २८ ॥

नारद मुनिने उनको देखकरभी पहलेकी समान कहा कि, तुम अत्यन्त अज्ञानी हो ! ! पृथ्वीका परिमाण न जानकर ॥ २९ ॥ किसकारणसे प्रजाको उत्पन्न करनेमें उद्यत हुए हो ? नारदजीका वचन सत्यविचार मोहित हो ॥ ३० ॥ पहले भ्राता जिसप्रकार चलेगये थे वहभी इसी प्रकार चलेगये. दक्षप्रजापतिने उन पुत्रोंको न देखकर कुपित हो ॥ ३१ ॥ पुत्रशोकसे प्रकटहुए क्रोधद्वारा नारदजीको शाप दिया. दक्षने कहा हे दुर्बुद्धे ! तुमने मेरे पुत्रोंको नष्ट किया है अतएव नाशको प्राप्त हो ॥ ३२ ॥ फलतः मेरे पुत्र नष्ट होनेके पापसे तुमको गर्भमें वास करना होगा और अधिक क्या कहूं तुमने मेरे पुत्रोंको स्थानभ्रष्ट किया है अतएव तुम अवश्य मेरे पुत्र होगे ॥ ३३ ॥ नारदजीने इस प्रकार शापित हो वीरिणीके गर्भसे जन्मग्रहण किया. इस प्रकार सुना है कि, इसके उपरान्त प्रजापति दक्षने

नारदःप्राहतान्दृष्ट्वापूर्वंयद्वचनंमुनिः ॥ बालिशाबतयूयंवैयदज्ञात्वाभुवःकिल ॥ २९ ॥ प्रमाणंतुप्रजाःकर्तुंप्रवृत्ताःकेनहेतुना ॥ श्रुत्वावाक्यंमुनेस्तेऽपिमत्वासत्यंविमोहिताः॥३०॥जग्मुःसर्वेयथापूर्वंभ्रातरश्चलितास्तथा॥तान्सुतान्प्रस्थितान्दृष्ट्वादक्षःकोपसमन्वितः॥३१॥ शशापनारदंरोषात्पुत्रशोकसमुद्भवात्॥दक्षउवाच॥नाशितामेसुतायस्मात्तस्मान्नाशमवाप्नुहि॥३२॥पापेनाऽनेनदुर्बुद्धेगर्भवासंव्रजेतिच ॥ पुत्रोमेभवकामंत्वंयतोमेभ्रंशिताःसुताः॥३३॥इतिशप्तस्ततोजातोवीरिण्यांनारदोमुनिः॥षष्टिर्भूयोऽसृजत्कन्यावीरिण्यामितिनःश्रुतम्॥३४॥शोकंविहायपुत्राणांदक्षःपरमधर्मवित्॥तासांत्रयोदशप्रादात्कश्यपायमहात्मने॥३५॥दशधर्मायसोमायसप्तविंशतिभूपते॥द्वेचैवभृगवेप्रादाच्चतस्रोऽरिष्टनेमिने ३६॥ द्वेचैवांगिरसेकन्येतथैवांगिरसेपुनः॥तासांपुत्राश्चपौत्राश्चदेवाश्चदानवास्तथा ॥३७॥ जाताबलसमायुक्ताःपरस्परविरोधकाः॥रागद्वेषान्विताःसर्वेपरस्परविरोधिनः ॥ सर्वेमोहावृताःशूराह्यभवन्नतिमायिनः ॥३८॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेप्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

वीरिणीके गर्भसे साठ कन्या उत्पन्न कीं ॥ ३४ ॥ हे भूपते ! तब परमधर्मको जाननेवाले दक्षने पुत्रशोक त्यागकर उनमेंसे तेरह महात्मा कश्यपको ॥ ३५ ॥ दश धर्मको, चन्द्रमाको सत्ताईस, भृगुको दो, अरिष्टनेमिको चार, कृशाश्वको दो और शेष दो कन्या अङ्गिराको दीं. उनके पुत्र और पौत्र देवता तथा दानव ॥ ३६ ॥ बलयुक्त हो परस्पर विरोधी हुए वह सभी शूर और अत्यन्त मायावीथे. अतएव राग और द्वेषसे मोहित होकर परस्पर विरोध करने लगे ॥ ३७ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

जनमेजयने कहा हे महाभाग ! भलीभाँति ज्ञानयुक्त जिन सब राजाओंने सूर्यवंशमें जन्म ग्रहण किया था आप उनका वंश विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये ॥ १ ॥ व्यासजीने कहा हे भारत ! पहले ऋषिसत्तम नारदके मुखसे सूर्यवंशका विस्तारसहित वृतान्त जिस प्रकार सुना है, अब मै वही अविकल वर्णन करता हूं सुनो ॥ २ ॥ एक समय श्रीमान् नारदमुनि इच्छानुसार भ्रमण करते करते शोभायमान सरस्वतीके तटपर मेरे पवित्र आश्रममें आये ॥ ३ ॥ उनको देख मैं उनके दोनों चरणोंमें मस्तक झुकाय प्रणामकर सन्मुख खडाहुवा फिर उनको आसनपर बैठाय आदरसहित उनकी पूजा की ॥ ४ ॥ इसप्रकार यथाविधानसे पूजाकर उनसे कहा हे मुनीश्वर ! आप विश्वके पूजनीय है अतएव आपके आनेसे मेरा आश्रम पवित्र हुवा ॥ ५ ॥ हे सर्वज्ञ ! आप राजाओंके चरित्रयुक्त उपाख्यान कहिये. सातवें

जनमेजयउवाच ॥ममाऽऽख्याहिमहाभागराज्ञांवंशंसुविस्तरम् ॥ सूर्यान्वयप्रसूतानांधर्मज्ञानांविशेषतः ॥ १ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुभारतवक्ष्यामिरविवंशस्यविस्तरम् ॥ यथाश्रुतंमयापूर्वंनारदादृषिसत्तमात् ॥ २ ॥ एकदानारदः श्रीमान्सरस्वत्यास्तटेशुभे ॥ आजगामाऽऽश्रमेपुण्येविचरन्स्वेच्छया मुनिः ॥ ३ ॥ प्रणम्यशिरसापादौतस्याग्रेसंस्थितस्तदा ॥ ततस्तस्याऽऽसनंदत्त्वाकृत्वाऽर्हणमथाऽऽदरात् ॥ ४ ॥ विधिवत्पूजयित्वा तमुक्तवान्वचनंत्विदम् ॥ पावितोहंमुनिश्रेष्ठपूज्यस्यागमनेनवै ॥ ५ ॥ कथांकथयसर्वज्ञराज्ञांचरितसंयुताम् ॥ राजानोयेसमाख्याताःसप्तमेऽस्मिन्मनोःकुले ॥ ६ ॥ तेषामुत्पत्तिरतुलाचरितंपरमाद्भुतम् ॥ श्रोतुकामोऽस्म्यहंब्रह्मन्सूर्यवंशस्यविस्तरम् ॥ ७ ॥ समाख्याहिमुनिश्रेष्ठसमासव्यासपूर्वकम् ॥ इतिपृष्टोमयाराजन्नारदःपरमार्थवित् ॥ ८ ॥ उवाचप्रहसन्प्रीतःसमाभाष्यमुदाऽन्वयम् ॥ नारदउवाच ॥ शृणुसत्यवतीसूनोराज्ञांवंशमनुत्तमम् ॥ ९ ॥ पावनंकर्णसुखदंधर्मज्ञानादिभिर्युतम् ॥ ब्रह्मापूर्वंजगत्कर्तानाभिपंकजसंभवः ॥ १० ॥ विष्णोरितिपुराणेषुप्रसिद्धःपरिकीर्तितः ॥ सर्वज्ञः सर्वकर्तासौस्वयंभूःसर्वशक्तिमान् ॥ ॥ ११ ॥

मनुके वंशमें जो सब राजा विख्यात है ॥ ६ ॥ उनकी उत्पत्तिके विषयमें तुलना नहीं है और उनके चरित्रभी अत्यन्त अद्भुत है ॥ ७ ॥ हे मुनिवर ! आप स्थलविशेषसे कभी संक्षेप और कभी विस्तारसहित उनका वर्णन कीजिये. हे राजन् ! मेरे इस प्रकार पूँछनेपर परमार्थवित् नारदजी ॥ ८ ॥ प्रीतिसहित हँसते हँसते मुझसे प्रसन्नमन हो सूर्यवंशका वृत्तान्त वर्णन करनेलगे. नारदजी बोले हे सत्यवतीतनय ! राजाओंका वंश वृतान्त अत्यन्त पवित्र ॥ ९ ॥ और कानोंको सुखदायक है विशेषकर इस अत्युत्तम वृत्तान्तके कर्णमें प्रविष्ट होनेसे धर्म और ज्ञान प्राप्त होता है अतएव आप उसको सुनिये. पूर्वकालमें ब्रह्माने विष्णुकी नाभिकमलसे उत्पन्न होकर ॥ १० ॥ जगत्को उत्पन्न किया, यह कथा पुराणमात्रमें प्रसिद्ध वर्णित है उन विश्वसंसारके आत्मस्वरूप सर्वज्ञ सर्वशक्तिमान् ॥ ११ ॥

सृष्टिकर्ता स्वयंभूने सृष्टिके आरम्भसमयमें दशहजार वर्ष तपस्या की. उस तपस्याके प्रभावसे वह सृष्टि करनेकी विशेषशक्ति प्राप्तकर सम्पूर्ण जगत्को उत्पन्न करनेमें प्रवृत्त हुए. उन्होंने सृष्टिकी इच्छासे देवीकी आराधना करके जिस प्रकार अत्युत्तम शक्ति प्राप्त की ॥ १२ ॥ वैसेही प्रथम शुभलक्षणयुक्त मानसपुत्रोंको उत्पन्न किया उनमें मरीचि सृष्टिकार्यमें प्रसिद्ध हुए थे ॥ १३ ॥ उनके पुत्र कश्यप भी सबसे सन्मानित और विख्यात थे. उनकी तेरह भार्या और वह सभी दक्ष प्रजापतिकी कन्या थीं ॥ १४ ॥ देवता,दैत्य, यक्ष, पन्नग, पशु और पक्षी सभी उनसे उत्पन्नहुये इसीलिये उसको काश्यपी सृष्टि कहते हैं ॥ १५ ॥ देवताओंमें सूर्य विशेष विख्यात हैं. उनका दूसरा एक नाम विवस्वान् हैं विवस्वतके पुत्र वैवस्वतमनु हैं ॥ १६ ॥ उन्होंने राजा होकर अत्यन्त सुख्याति प्राप्त की. इनके सिवाय मनुके नौ पुत्र

तपस्तप्त्वासविश्वात्मावर्षाणामयुतंपुरा ॥ सृष्टिकामःशिवांध्यात्वाप्राप्यशक्तिमनुत्तमाम् ॥ १२ ॥ पुत्रानुत्पादयामासमानसाञ्छुभलक्षणान् ॥ मरीचिःप्रथितस्तेषामभवत्सृष्टिकर्मणि ॥१३॥ तस्यपुत्रोऽतिविख्यातःकश्यपःसर्वसंमतः ॥ त्रयोदशैवतस्याऽऽसन्भार्यादक्षसुताःकिल ॥१४॥ देवाः सर्वेसमुत्पन्नादैत्यायक्षाश्चपन्नगाः ॥ पशवःपक्षिणश्चैवतस्मात्सृष्टिस्तुकाश्यपी ॥ १५ ॥ देवानांप्रथितःसूर्योविवस्वान्नामतस्यतु ॥ तस्य पुत्रःसविख्यातोवैवस्वतमनुर्नृपः ॥१६॥ तस्यपुत्रस्तथेक्ष्वाकुःसूर्यवंशविवर्धनः ॥ नवाऽभवन्सुतास्तस्यमनोरिक्ष्वाकुपूर्वजाः॥१७॥ तेषांनामा निराजेंद्रशृणुष्वैकमनाःपुनः॥ इक्ष्वाकुरथनाभागोधृष्टःशर्यातिरेवच ॥१८॥ नरिष्यंतस्तथाप्रांशुर्नृगोदिष्टश्चसप्तमः ॥ करूषश्चपृषध्रश्चनवैतेमा नवाःस्मृताः ॥ १९ ॥ इक्ष्वाकुस्तुमनोःपुत्रःप्रथमःसमजायत ॥ तस्यपुत्रशतंचाऽऽसीज्ज्येष्ठोविकुक्षिरात्मवान् ॥ २० ॥ नवानांवंशविस्तारं संक्षेपेणनिशामय॥शूराणांमनुपुत्राणांमनोरंतरजन्मनाम्॥२१॥ नाभागस्यतुपुत्रोभूदंबरीषःप्रतापवान् ॥ धर्मज्ञःसत्यसंधश्चप्रजापालनतत्परः ॥ २२ ॥ धृष्टात्तुधार्ष्टकंक्षत्रंब्रह्मभूतमजायत ॥ संग्रामकातरंसम्यग्ब्रह्मकर्मरतंतथा ॥ २३ ॥

उत्पन्न हुए थे ॥१७॥ हे राजेन्द्र! उनके नाम एकाग्र होकर सुनिये. नाभाग, धृष्ट, शर्याति ॥१८॥ नरिष्यन्त, प्रांशु, नृग, दिष्ट, करूष, पृषध्र, यह नौ मनुके पुत्र हैं ॥१९॥ मनुके दूसरे पुत्र इक्ष्वाकुने प्रथम जन्म ग्रहण किया उनके सौ पुत्र हुए उनमें आत्मवान् विकुक्षिही बडे पुत्र थे ॥२०॥मनुके अनन्तर उत्पन्न हुए नौ पुत्रोंमेंसे कितनोंहीका वंशविस्तार संक्षेपसे वर्णन करताहूं सो सुनो॥२१॥नाभागके पुत्र अम्बरीष वह अत्यन्त सत्यसन्ध पराक्रमी और धर्मज्ञानी हुए थे. अतएववह सर्वदा न्यायके अनुसार प्रजाका पालनकरते॥२२॥धृष्टसे धार्ष्ट उत्पन्न हुए उन्होंने क्षत्रिय होकरभी ब्रह्मस्वरूपता प्राप्त की. वह स्वभावसेही संग्राममें कातर थे और सदा

मलकार्यका अनुष्ठान करते रहते ॥ २३ ॥ शर्याति आनर्त्तनामसे विख्यात पुत्र और रूप लावण्यवती सुकन्यानामसे एक कन्याने जन्म ग्रहण किया ॥ २४ ॥ राजा शर्यातिने वह सुन्दरी कन्या अन्धे च्यवनऋषिको दी. किन्तु मुनिने अन्धे होकर भी कन्याके चरित्रगुणसे सुन्दरनेत्र प्राप्त किये थे ॥ २५ ॥ मैंने सुना है कि, सूर्यके दोनों पुत्र अश्विनीकुमारोंने फिर दृष्टिशक्ति दीथी. जनमेजयने कहा हे ब्रह्मन् ! इस कथामें मुझको बडा सन्देह है ॥ २६ ॥ राजा शर्यातिने सुलोचना कन्या सुकन्या दृष्टिशक्ति विहीन च्यवन ऋषिको दी थी. कन्या यदि कुरूप गुणहीन अथवा स्त्रियोंके लक्षणसे रहित हो ॥ २७ ॥ तो राजाको वह कन्या अन्धेको देनी संगत होसक्ती है. किन्तु राजा शर्यातिने ऐसी सुमुखी कन्या उस ऋषिको अन्धा जानकर भी क्यों दी? ॥ २८ ॥ हे ब्रह्मन् मैं आपका सदा कृपापात्र हूं अतएव आप इसका

शर्यातेस्तनयश्चाऽभूदानर्तोनामविश्रुतः ॥ सुकन्याचतथापुत्रीरूपलावण्यसंयुता ॥ २४ ॥ च्यवनायसुतादत्ताराज्ञाप्यंधायसुंदरी ॥ मुनिःसुलोचनो जातस्तस्याःशीलगुणेनह ॥ २५ ॥ विहितोरविपुत्राभ्यामश्विभ्यामितिनःश्रुतम् । जनमेजयउवाच ॥ संदेहोऽयंमहान्ब्रह्मन्कथायांकथितस्त्वया २६ ॥ यद्राज्ञामुनयेंधायदत्तापुत्रीसुलोचना ॥ कुरूपागुणहीनावानारीलक्षणवर्जिता ॥ २७ ॥ पुत्रीयदाभवेद्राजातदांधायप्रयच्छति ॥ ज्ञात्वांधंसुमुखींक स्माद्दत्तवान्नृपसत्तमः ॥ २८ ॥ कारणंब्रूहिमेब्रह्मन्ननुग्राह्योऽस्मिसर्वदा ॥ सूतउवाच ॥ इतिराज्ञोवचःश्रुत्वापरीक्षितसुतस्यवै ॥ २९ ॥ द्वैपायनःप्रसन्ना त्मातमुवाचहसन्निव ॥ व्यासउवाच ॥ वैवस्वतसुतःश्रीमाञ्छर्यातिर्नामपार्थिवः ॥ ३० ॥ तस्यस्त्रीणांसहस्राणिचत्वार्यासन्परिग्रहाः ॥ राजपुत्र्यःस रूपाश्चसर्वलक्षणसंयुताः ॥ ३१ ॥ पत्न्यःप्रेमयुताःसर्वाःप्रियाराज्ञःसुसंमताः ॥ एकापुत्रीतुतासांवैसुकन्यानामसुंदरी ॥ ३२ ॥ पितुःप्रियाचमातणां सर्वासांचारुहासिनी ॥ नगरान्नातिदूरेभूत्सरोमानससन्निभम् ॥ ३३ ॥ बद्धसोपानमार्गंचस्वच्छपानीयपूरितम् ॥ हंसकारंडवाकीर्णंचक्रवाकोपशो भितम् ॥ ३४ ॥ दात्यूहसारसाकीर्णंसर्वपक्षिगणावृतम् ॥ पंचधाकमलोपेतंचंचरीकसुसेवितम् ॥ ३५ ॥

कारण कहिये. सूतजीने कहा परीक्षित्के पुत्र राजश्रेष्ठ जनमेजयका इस प्रकार वचन सुन ॥ २९ ॥ प्रसन्न हो द्वैपायन मुनिने हँसते हँसते कहा, व्यासजीने कहा वैवस्वतके पुत्र शर्यातिके ॥ ३० ॥ चार हजार विवाहिता स्त्रियें सब सुलक्षणोंसे भूषित सुन्दरी और सभी राजकन्या थीं ॥ ३१ ॥ विशेषकर वह सब राजपत्नियें पतिके प्रति प्रीति दिखाकर उनके मनोमत और प्रियपात्र हुई थीं. परन्तु उन सब राजसीमन्तिनियोंमें सुकन्या नामक एक सुन्दरी कन्या थी ॥ ३२ ॥ उस चारुहासिनी पुत्रीको पिता और माता सभी प्यार करते थे. नगरके कुछेक दूर निर्मल जलसे पूर्ण मानसकी समान एक मनोहर सरोवर था ॥ ३३ ॥ उसके उतरनेका मार्ग सोपान श्रेणियोंसे आवद्ध था. हंस, कारण्डव, चक्रवाक ॥ ३४ ॥ दात्यूह, सारस और अन्यान्य पक्षी उसके जलमें क्रीडा करते पाँच प्रकारके कमल उसमें खिले हुए थे

और भँरे उसमें विराजमान थे ॥ ३५॥पार्श्वमें साल, तमाल,सरल, पुन्नाग, अशोक॥ ३६॥वट, अश्वत्थ, कदम्ब, कदली, श्रेणी, जम्बीरी,डाडिम खर्जूर, पनस॥ ॥३७॥पार्श्वपीपल,सुपारी, नारियल, केतक,कांचन इत्यादि अनेक प्रकारके वृक्षोंसे युक्त और उनके बीचबीचमें शुभ्र वर्ण यूथिका और मल्लिका इत्यादि लता तथा सम्पूर्ण गुल्म शोभायमान थे॥ ३८॥विशेषकर उस बीचमें जम्बु,आम्र, तिन्तिडी,(इमली,)करञ्ज,कुटक,पलाश,निम्ब,खदिर, बिल्व और आमलेके वृक्ष शोभायमान थे ॥ ३९ ॥ उस स्थानमें मोर केकारव और कोकिलायें मनोहर कण्ठध्वनि करती थीं उसके समीप वृक्षोंसे युक्त पवित्र स्थानमें॥ ४०॥ शान्तचित्त तपस्वीप्रधान भृगुके पुत्र च्यवनमुनि वास करते थे. वह स्थान निर्जन था. इस स्थानमें तपस्या करनेसे कोई विघ्न नहीं होता था ॥ ४१॥ मुनिवर इस प्रकार मनमें विचार दृढ

पार्श्वतश्चद्रुमाकीर्णंवेष्टितंपादपैःशुभैः ॥ सालैस्तमालैःसरलैःपुन्नागाशोकमंडितम् ॥ ३६ ॥ वटाश्वत्थकदंबैश्चकदलीखंडराजितम् ॥ जंबीरैर्बीजपूरैश्चखर्जूरैःपनसैस्तथा॥३७॥क्रमुकैर्नारिकेलैश्चकेतकैःकांचनद्रुमैः ॥ यूथिकाजालकैःशुभ्रैःसंवृतंमल्लिकागणैः ॥ ३८ ॥ जंब्वाम्रतिंतिणीभिश्चकरंजकुटकावृतम् ॥ पलाशनिंबखदिरबिल्वामलकमंडितम् ॥ ३९ ॥ बभूवकोकिलारावकेकास्वनविराजितम् ॥ तत्समीपेशुभेदेशेपादपानां गणावृते ॥४०॥ भार्गवश्च्यवनःशांतस्तापसःसंस्थितोमुनिः ॥ ज्ञात्वाऽसौविजनंस्थानंतपस्तेपेसमाहितः ॥४१॥ कृत्वादृढासनंमौनमाधाय जितमारुतः॥इंद्रियाणिचसंयम्यत्यक्ताहारस्तपोनिधिः ॥ ४२ ॥ जलपानादिरहितोध्यायन्नास्तेपरांबिकाम् ॥ सवल्मीकोभवद्राजँल्लताभिःपरिवेष्टितः ॥४३ ॥ कालेनमहताराजन्समाकीर्णःपिपीलिकैः ॥ तथाससंवृतोधीमान्मृत्पिंडइवसर्वतः ॥ ४४ ॥ कदाचित्समहीपालःकामिनीगणसंवृतः॥आजगामसरोराजन्विहर्तुमिदमुत्तमम् ॥४५॥ शर्यातिःसुंदरीवृंदसंयुतःसलिलेऽमले॥क्रीडासक्तोमहीपालोबभूवकमलाकरे ॥४६॥ सुकन्यावनमासाद्यविजहारसखीवृता ॥ सुमनांसिविचिन्वंतीचञ्चलाचञ्चलोपमा ॥ ४७॥

आसनपर बैठ और समाहित हो मौनावलम्बन तथा वायुनिरोधपूर्वक तपोनुष्ठानमें निरत थे॥ ४२॥फलतः तपोनिधि भार्गव इन्द्रियें संयत और आहार तथा जलपानादि त्यागकर निरन्तर उन सच्चिदानन्दरूपिणी भगवतीके ध्यानमें निमग्न थे.हे राजन्!इसप्रकार ध्यान करते करते उनके शरीरपर वल्मीक होगई वह वल्मीक सर्वत्र लतासे ढकगई॥ ४३॥हे राजन्! बहुतकालव्यतीत होनेपर पिपीलिकाओंसे ढकगईऔरअधिक क्या कहूं तिस काल वह बुद्धिमान् मुनिवर भलीभाँति आवृतहोमट्टीके पिण्डकी समान स्थित रहे॥ ४४॥हे राजन् ! एक समय महीपाल शर्याति उपवनमें विहार करनेकी इच्छासे कामिनियोंके सहित इस अत्युत्तम सरोवरमें आये अवनीपति शर्याति सुन्दर स्त्रियोंसे युक्त हो कमलों करके अतिविमल जलके मध्य क्रीडा करनेमें एकान्त आसक्त हुए ॥ ४५ ॥ ४६ ॥ इधर चपलाकी समान

रूपयौवनसम्पन्न चञ्चला राजकन्या सुकन्या वनमें आय अपनी सखियोंके सहित इधर पुष्प वीनते वीनते विहार करने लगी ॥ ४७॥ सुकन्या सम्पूर्ण अलङ्कारोंसे सज्जित होकर चरणस्थित नूपुरके मनोहर रुनझुनशब्दसहित भ्रमण करतीहुई क्रमानुसार च्यवनऋषिकी वल्मीकके समीप उपस्थित हुई ॥ ४८ ॥ वह क्रीडामें आसक्त उस वल्मीकके समीप बैठगई. बैठतेही वल्मीकमेंसे खद्योतके समान ज्योतिःपदार्थ देखा ॥ ४९ ॥ यह क्या है? इसप्रकार मनमें विचारकर उस कृशोदरीने इसको उखाडनेकी इच्छासे कॉटा ग्रहण किया और तत्काल उसको उखाडनेके लिये अत्यन्त व्यग्र हुई ॥ ५० ॥ क्रमानुसार उसके निकट जाय जैसेही कॉटा छेदनेमें उद्यत हुई वैसेही मुनिवरने कामदेवकी स्त्रीके समान उस रूपवती सुकेशी बालाको देखा ॥ ५१ ॥ तपोनिधि भार्गवने उस कल्याणी सुदतीको देखकर क्षीणकण्ठसे

सर्वाभरणसंयुक्तारणच्चरणनूपुरा॥चंक्रममाणावल्मीकंच्यवनस्यसमाददत् ॥४८॥ क्रीडासक्तोपविष्टासावल्मीकस्यसमीपतः॥ददर्शचाऽस्यरंध्रेवै
खद्योतइवज्योतिषी॥४९॥किमेतदितिसंचिंत्यसमुद्धर्तुंमनोदधे॥गृहीत्वाकंटकंतीक्ष्णंत्वरमाणाकृशोदरी ॥५०॥ साहृष्टामुनिनाबालासमीपस्था
कृतोद्यमा॥विचरंतीसुकेशांतामन्मथस्येवकामिनी ॥५१॥ तांवीक्ष्यसुदतींतत्रक्षामकंठस्तपोनिधिः॥ तामभाषतकल्याणींकिमेतदितिभार्गवः॥
॥५२॥दूरंगच्छविशालाक्षितापसोऽहंवरानने ॥ माभिंदस्वाद्यवल्मीकंकंटकेनकृशोदरि ॥५३॥ तेनेदंप्रोच्यमानाऽपिसाचाऽस्यनशृणोतिवै ॥
किमुखल्विदमित्युक्त्वानिर्बिभेदाऽस्यलोचने ॥५४॥ दैवेननोदिताभित्त्वाजगामनृपकन्यका ॥ क्रीडंतीशंकमानासाकिंकृतंतुमयेतिच ॥५५॥
चुक्रोधसतथाविद्धनेत्रःपरममन्युमान् ॥ वेदनाभ्यर्दितःकामंपरितापंजगामह ॥ ५६ ॥ शकृन्मूत्रनिरोधोभूत्सैनिकानांतुतत्क्षणात् ॥ विशेषेण
तुभूपस्यसामात्यस्यसमंततः ॥ ५७ ॥

कहा तुम क्या करतीहो? ॥ ५२ ॥ हे वरानने। मैं तपस्वी हूं अतएव तुम इस स्थानसे दूर चली जाओ. हे कृशोदरि! तुम्हारे ऐसे विशाललोचन हैं तोभी मुझको नहीं देखसक्ती? अतएव मैं निषेधकरता हूं कि, कॉटेसे वल्मीकको भेदन मत करो ॥ ५३ ॥ उस मुनिवरके इस प्रकार कहनेपरभी उस कन्याने उनका वचन न सुनकर “ यह क्या है,” इस प्रकार कहकर उनके दोनों नेत्र वींध डाले ॥ ५४ ॥ दैवके वशीभूत होकर राजकन्याने क्रीडा करते करते उनके चक्षु छेदन किये किन्तु मैने क्या किया इसप्रकार शंकायुक्त होकर वहांसे लौटी ॥ ५५ ॥ किन्तु नेत्रोंके छिदजानेसे मुनिवर अत्यन्त यंत्रणाके कारण कुपित हुए विशेषकर वेदनासे नितान्त कातर हो निरन्तर परिताप करनेलगे ॥ ५६ ॥ तव राजा, मंत्री, सैनिकलोग, हाथी, घोडे, ऊंट और यही क्या वहांके समस्त

प्राणियोंका क्षणमात्रमें मलमूत्र रुकगया दैवात् इस प्रकार मलमूत्र रुकाहुआ देखकर नरपति शर्याति अत्यन्त दुःखित और चिन्तातुर हुए ॥५७॥५८॥ विशेषकर इस समय सैनिकोंके मलमूत्र रुकनेका विषय राजासे निवेदन करनेपर भूपाल दुःख होनेके कारणकी चिन्ता करनेलगे॥५९॥इस प्रकार चिन्ता करते करते राजा गृहमें आये अन्तमें चिन्तासे कातर हो सैनिकों और स्वजनोंसे पूँछा कि, तुममेंसे किसी मनुष्यने कोई दुष्कार्य्य किया है? ॥६०॥ सरोवरके पश्चिम भागस्थित वन में महर्षि महात्मा च्यवन कठिन तपस्या करतेहैं ॥६१॥ मुझको अनुमान होता है कि, किसी मनुष्यने उन अनलप्रभ तापसराजका अवश्य अपकार किया हो गा इससेही हमको यह पीडा उपस्थित हुइ है यही मेरा स्थिर निश्चय है ॥६२॥ महात्मा भृगुनन्दन वृद्ध हैं और विशेषकर तपस्यामें प्रवीण हो सबसे श्रेष्ठ हुएहै

गजो तुरंगाणांचसर्वेषांप्राणिनांतदा ॥ ततोरुद्धेशकृन्मूत्रेशर्यातिर्दुःखितोऽभवत् ॥५८॥ सैनिकैःकथितंतस्मैशकृन्मूत्रनिरोधनम् ॥ चिंतया मासभूपालःकारणंदुःखसंभवे ॥ ५९ ॥ विचिंत्याऽऽहततोराजासैनिकान्स्वजनांस्तथा ॥ गृहमागत्यचिंतार्तःकेनेदंदुष्कृतंकृतम् ॥ ६० ॥ सरसःपश्चिमेभागेवनमध्येमहातपाः॥च्यवनस्तापसस्तत्रतपश्चरतिदुश्चरम् ॥६१॥केनाऽप्यपकृतंतत्रतापसेऽग्निसमप्रभे ॥तस्मात्पीडासमुत्पन्ना सर्वेषामितिनिश्चयः॥६२॥तपोवृद्धस्यवृद्धस्यवरिष्ठस्यविशेषतः॥केनाप्यपकृतंमन्येभार्गवस्यमहात्मनः ॥६३॥ ज्ञातंवायदिवाऽज्ञातंतस्येदंफल मुत्तमम्॥कैश्चदुष्टैःकृतंतस्यहेलनंतापसस्यह॥६४॥इतिपृष्टास्तमूचुस्तेसैनिकावेदनार्दिताः॥मनोवाक्कायजनितंनविद्मोऽपकृतंवयम्॥६५॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेद्वितीयोध्यायः ॥२॥ व्यासउवाच ॥ इतिपप्रच्छतान्सर्वान्राजाचिंताकुलस्तथा॥पर्यपृच्छत्सुहृद्वर्गंसाम्ना चोग्रतयाऽपिच ॥ १ ॥

अतएव मैं विचार करताहूं कि, अवश्यही उन महात्माका कोई अपकार किया होगा ॥ ६३ ॥ किसी दुष्ट मनुष्यने उनकी अवज्ञा की है यदि जानूं अथवा न जानूं किन्तु उसकाही यह समुचित फल है इसमें सन्देह नहीं है ॥ ६४ ॥ यह वचन सुन सैनिकलोग वेदनासे कातर हो कहनेलगे हममेसे किसीने मन, वचन अथवा शरीरसे उनका कोई अपकार नहीं कियाहै यह हम भलीभाँतिसे जानते है॥६५॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां द्वितीयोऽध्यायः२॥ व्यासजीने कहा हे महाराज! राजा शर्यातिने चिन्ताकुल हृदयसे क्रोधितहो सैनिक लोगोंसे इसप्रकार पूंछकर फिर सुहृद्वर्गोंसे मधुरवचन द्वारा पूंछा ॥ १ ॥

तब राजकन्याने पिताको दुःखित और सैनिक लोगोंको कातर देखकर स्वयं जिस कॉटेसे महर्षिके दोनों नेत्र वींधे थे यह बात मनमें विचार अपने पितासे कहा॥ ॥ २॥ हे पिता! मैंने उस वनमें क्रीडा करते करते लतागुल्मसे ढकी हुई एक बँबई देखी. वह बँबई दृढ थी और उसमें दो छिद्र दिखाई दिये॥ ३॥ हे महाराज ! उन दोनों छिद्रोंमेसे खद्योत(पटवीजना)की समान एक दीप्तिमान् ज्योतिःपदार्थ देख खद्योत विचार मैंने उसको कॉटेसे छेदा ॥ ४॥ हे पितः ! ! इसी समय "हाय ! मै मरगया" बॅबईमेंसे इसप्रकार मृदु मन्द शब्द सुनाई आनेलगा. तिस काल मैंने उस कॉंटेको निकालकर देखा कि, वह जलसे भीगाहुआ है ॥ ५॥ यह क्या है "तब मै इस संशयसे आश्चर्यमे हुई परन्तु मैंने उस बॅबईको क्यो वींधा" यह मै नहीं जानसकी ॥ ६ ॥ राजा शर्यातिने अपनी कन्याका इस प्रकार कोमल वचन सुन

पीड्यमानंजनंवीक्ष्यपितरंदुःखितंतथा॥विचिंत्यशूलभेदंसासुकन्याचेदमब्रवीत् ॥२॥ वनेमयापितस्तत्रवल्मीकोवीरुधावृतः॥ क्रीडंत्यासुदृढो दृष्टश्छिद्रद्वयसमन्वितः॥३॥तत्रखद्योतवद्दीप्तज्योतिषीवीक्षितेमया।सूच्याविद्धेमहाराजपुनःखद्योतशंकया॥४॥जलक्लिन्नातदासूचीमयादृष्टापि तःकिल॥हाहेतिचश्रुतःशब्दोमदोवल्मीकमध्यतः॥५॥तदाहंविस्मिताराजन्किमेतदितिशंकया॥नजानेकिंमयाविद्धंतस्मिन्वल्मीकमंडले॥६॥ राजाश्रुत्वातुशर्यातिःसुकन्यावचनंमृदु॥मुनेस्तद्धेलनंज्ञात्वावल्मीकंक्षिप्रमभ्यगात्॥७॥ तत्राऽपश्यत्तपोवृद्धंच्यवनंदुःखितंभृशम्॥स्फोटयामा सवल्मीकंमुनिदेहावृतंभृशम्॥८॥प्रणम्यदंडवद्भूमौराजातंभार्गवंप्रति॥तुष्टावविनयोपेतस्तमुवाचकृतांजलिः॥९॥ पुत्र्याममममहाभागक्रीडंत्यादु ष्कृतंकृतम्॥अज्ञानाद्बालयाब्रह्मन्कृतंतत्क्षंतुमर्हसि॥१०॥अक्रोधनाहिमुनयोभवंतीतिमयाश्रुतम्।तस्मात्त्वमपिबालायाःक्षंतुमर्हसिसांप्रतम् ११॥

कर विचार किया कि, इससेही मुनिवरका अपमान हुआ है इसमें सन्देह नहीं. यह विचार तत्काल बॅबईके समीप गये ॥ ७ ॥ वहीं जाकर मुनिवरकी देहरोधक बॅबईको तोडकर वेदनासे अत्यन्त कातर तपोवृद्ध च्यवन मुनिको देखा ॥ ८ ॥ तब राजा शर्यातिने पृथ्वीमें दण्डवत् प्रणामकर हाथ जोड भृगुनन्दन च्यवनकी विनीत भावसे स्तुति करके कहा ॥ ९ ॥ हे महाराज ! मेरी कन्याने क्रीडा करते करते यह दुष्कार्य कियाहै अतएव हे महात्मन् ! उस बालिकाने अज्ञानसे यह कार्य्य किया है आप उसको अपने उदारगुणसे क्षमा कीजिये ॥ १० ॥ मैंने सुना है कि तपस्वीलोग सदाही कोपरहित हैं इसकारण आपकोभी उस अबोध बालिकाका अपराध क्षमा करना होगा ॥ ११ ॥

व्यासजीनेकहा महर्षिच्यवनने राजाके इस प्रकार वचन सुनविशेषकर उनको विनीत और कातरभाव युक्त देखकर कहा॥ १२॥हे राजन्!मैंने कभीभीअणुमात्रक्रोधनहीं किया है तुम्हारी कन्याने मुझको पीडित किया है तोभी कुपित होकर इस समय तुमको शाप नहीं दिया॥ १३।किन्तु देखो मैं निरपराधी हूं और नेत्रोंकी पीडासे अत्यन्त दुःख उपस्थित हुआहै हे महीपते!बोध होताहै कि तुमउसी पापसे दुःखितऔर सन्तप्त हुएहो ॥ १४ ॥ यदि शिवभी स्वयंरक्षक हों तथापि देवीके भक्तका थोडा भी अपराध करके कोई पुरुष सुखप्राप्तकरनेमें समर्थ नहीं होसक्ता !॥ १५॥हे महीपाल ! एक मै तो बुढापेसे जीर्ण हूं इसपरभी मैं नेत्रविहीन हुआ अब क्या उपाय करूं हे पार्थिव ! कौन पुरुष इस अन्धेकी अब सेवा करेगा ? सो आप मुझसे कहिये ॥ १६॥ राजाने कहा हे मुनिवर!तपस्वीलोगोंका क्रोध क्षणस्थायी है आपभी तपस्यामें निरत हैं इसलिये आपका क्रोध असम्भव है अतएव आप दयाकरके उस बालिकाका अपराध क्षमा कीजिये. मेरे अनेक सेवक हैं वह आपकी निरन्तर

व्यासउवाच ॥ इतिश्रुत्वावचस्तस्यच्यवनोवाक्यमब्रवीत् ॥ विनयोपनतंदृष्ट्वाराजानंदुःखितंभृशम् ॥१२॥ च्यवनउवाच॥राजन्नाऽहंकदाचि
द्वैकरोमिक्रोधमण्वपि॥नमयाऽद्यैवशप्तस्त्वंदुहित्रापीडनेकृते॥ १३॥नेत्रपीडासमुत्पन्नाममचाऽद्यनिरागसः॥ तेनपापेनजानामिदुःखितस्त्वंमही
पते॥ १४॥अपराधंपरंकृत्वादेवीभक्तस्यकोजनः॥सुखंलभेतयद्पिभवेत्राताशिवःस्वयम्॥ १५॥किंकरोमिमहीपालनेत्रहीनोजरावृतः॥ अंधस्यप
रिचर्यांचकःकरिष्यतिपार्थिव॥ १६॥राजोवाच॥सेवकाबहवःसेवांकरिष्यंतितवाऽनिशम् ॥क्षमस्वमुनिशार्दूलस्वल्पक्रोधाहितापसाः ॥ १७ ॥
च्यवनउवाच॥अंधोऽहंनिर्जनोराजंस्तपस्तप्तुंकथंक्षमः॥ त्वदीयाःसेवकाःकिंतेकरिष्यंतिममप्रियम्॥ १८॥क्षमापयसिचेन्मांत्वंकुरुमेवचनंनृप॥
देहिमेपरिचर्यार्थंकन्यांकमललोचनाम् ॥ १९ ॥ तुष्येऽनयामहाराजपुण्यातवमहामते ॥ करिष्यामितपश्चाऽहंसामेसेवांकरिष्यति ॥ २० ॥
एवंकृतेसुखंमेस्यात्तवचैवभविष्यति ॥ संतुष्टेमयिराजेंद्रसैनिकानांनसंशयः ॥ २१ ॥ विचिंत्यमनसाभूपकन्यादानंसमाचर ॥ नचाऽत्रदूषणं
किंचित्तापसोऽहंयतव्रतः ॥ २२ ॥

सेवा करैंगे ॥ १७॥च्यवनने कहा हे राजन् ! एक तो मेरा आत्मीय कोई निकट नहीं है इसपरभी अन्धा हुआहूं इस समय मै किस प्रकार तपस्या करनेमें समर्थ हूंगा? आपके सेवक मेराप्रिय अनुष्ठान करैंगे यह मुझको बोध नहीं होता॥ १८॥हे नरपते!यदि मुझको प्रसन्नकरना आप अपना इष्ट समझते हैं तो आप मेरावचन प्रतिपालन कीजिये. मेरी सेवा करनेके लिये अपनी उसी कमलनयना कन्या रत्नको दो ॥ १९ ॥ हे महाराज ! आपकी उस कन्याको पानेसे परम सन्तुष्ट हूंगा मेरे तपस्यामें प्रवृत्त होनेपर वह मेरी सदा सेवा करेगी ॥ २० ॥ हे राजेन्द्र ! इस प्रकार करनेसे मुझको सुख होगा, कारण कि, उससे मैं सन्तुष्ट हूंगा और तभी आपका सैनिकलोगोंके सहित क्लेश दूर होगा, इसमें कोई सन्देह नहीं ॥ २१ ॥ हे भूपते ! आप मनमें यह विचारकर मुझको वह कन्या दीजिये. मैं यतव्रत

तपस्वीहूं इसकारण मुझको कन्या देनेसे आपको किञ्चिन्मात्रभी दोष नहीं होगा ॥ २२ ॥ व्यासजीने कहा हे भारत ! राजा शर्याति मुनिवर च्यवनके वचन सुनकर चिन्तासे आकुल हुए, किन्तु कन्या देगे अथवा नहीं यह कुछ न कहा ॥ २३ ॥ राजाने विचारा कि, यह मेरी कन्या देवताओंकी कन्याके समान परमरूपवती है और यह मुनि वृद्ध कुरूप और विशेषकर अन्धे हैं अतएव यह कन्यारत्न उनको देकर किसप्रकार सुखी हूंगा ? ॥ २४ ॥ कौन अल्पबुद्धि पापपरायण मनुष्य प्रकृत मंगल और अमंगल जानकर अपने सुखकी इच्छासे कन्याका संसारजनित सुख हरण करसक्ता है ॥ २५ ॥ वह सुभ्रू कन्या वृद्धच्यवनके समीप जाकर जब कामबाणसे पीडित होगी तब किसप्रकार उस अन्धे पतिको ले काल व्यतीत करके सुखी होगी ? ॥ २६ ॥ विशेपकर जब सुन्दरी स्त्रियें अपने अनुरूप पतिको प्राप्त करकेभी यौवनकालके समय कामशत्रुको जीतनेमें समर्थ नहीं होतीं॥ २७॥परमरूपवती अहल्याने तपस्वी गौतमसे विवाह किया किन्तु यौवन

व्यासउवाच॥शर्यातिर्वचनंश्रुत्वामुनेश्चिन्तातुरोऽभवत् ॥ नदास्येऽप्यथवादास्येकिंचिन्नोवाचभारत ॥२३॥ कथमंधायवृद्धायकुरूपायसुतामिमाम्॥देवकन्योपमांदत्त्वासुखीस्यामात्मसंभवाम् ॥२४॥ कोवाऽऽत्मनःसुखार्थायपुत्र्याःसंसारजंसुखम् ॥ हरतेऽल्पमतिःपापोजानन्नपिशुभाशुभम्॥२५॥प्राप्यसाच्यवनंसुभ्रूःपञ्चबाणशरार्दिता॥अंधंवृद्धंपतिंप्राप्यकथंकालंनयिष्यति ॥ २६ ॥ यौवनेदुर्जयःकामोविशेषेणसुरूपया ॥ आत्मतुल्यंपतिंप्राप्यकिमुवृद्धंविलोचनम्॥२७॥गौतमंतापसंप्राप्यरूपयौवनसंयुता ॥ अहल्यावासवेनाऽऽशुवंचितावरवर्णिनी ॥२८॥ शप्ताचपतिनापश्चाज्ज्ञात्वाधर्मविपर्ययम् ॥ तस्माद्भवतुमेदुःखंनददामिसुकन्यकाम् ॥ २९ ॥ इतिसंचिन्त्यशर्यातिर्विमनाःस्वगृहंययौ ॥ सचिवांश्चसमादायमंत्रंचक्रेऽतिदुःखितः ॥ ३० ॥ भोमंत्रिणोब्रुवंत्वद्यकिंकर्तव्यंमयाऽधुना ॥ पुत्रीदेयाऽथविप्रायभोक्तव्यंदुःखमेववा ॥ ३१ ॥ विचार्यध्वंमिलिताहितंस्यान्ममवैकथम् ॥ मंत्रिणऊचुः ॥ किंब्रूमोऽस्मिन्महाराजसंकटेऽतिदुरासदे ॥ ३२ ॥

कालके समय उस वरवर्णिनीका रूपलावण्य देख इन्द्रने छलकर उसका धर्म नष्ट किया था ॥ २८ ॥ अन्तमे उसके पतिगौतमने धर्मका विपरीत कार्य देखकर उनको शाप दिया. इस कारण उन ऋषिके शापसे मुझको दुःख उपस्थित हो तो भी मैं अपनी कन्याको नहीं देसक्ता ॥ २९ ॥ राजा शर्याति इसप्रकार चिन्तासे विमन हो अपने डेरेको गये और घर जायकर अत्यन्त कातर हृदयसे मंत्रियोंको बुलाय परामर्श करने लगे ॥ ३० ॥ हे मंत्रिगण ! इस समय मुझको क्या करना उचित है ? सो तुम कहो अब विप्रवरको कन्या देना उचित है अथवा दुःख भोगना उचित है ॥ ३१ ॥ क्या कार्य करनेसे मेरा हित होगा. तुम सब लोग मिलकर उसका विचार करो. मंत्रियोंने कहा हे महाराज ! इस दुस्तर संकटमें हम क्या कहै ॥ ३२ ॥

आप किसप्रकार उस दुर्भग तपस्वीको यह परमसुन्दरी कन्या देंगे ? द्वैपायनने कहा तब सुकन्या पिता और मंत्रियोंको चिन्तामें नितान्त व्याकुल देखकर॥ ३३॥ बुद्धिसे सब जानगई अनन्तर हँसते हँसते उसने अपने पितासे कहा हे पितः ! आज आपका अन्तःकरण चिन्तासे आकुल क्यों देखती हूं ॥ ३४ ॥ बोध होताहै कि, आप मेरे निमित्तही दुःखसे अत्यन्त उद्विग्न होते हैं. हे पितः ! उन मुनिवरको मैंनेही पीडित किया है अतएव मैंही वहां जाकर उनको समझाऊंगी ॥ ॥ ३५ ॥ अधिक क्या मैं उनके चरणोंमें आत्मसमर्पण करके उनको प्रसन्न करूंगी. राजा सुकन्याके इस प्रकार वचन सुन ॥ ३६ ॥ अत्यन्त सन्तुष्टचित्तसे मंत्रियोंके सामने उससे कहनेलगे हे पुत्रि ! तुम अबला होकर वनमें मुनिवर च्यवन अन्धे ॥ ३७ ॥ जराजीर्ण देह और विशेषकर कोपनस्वभाव मुनिवरकी

दुर्भगायसुकन्यैषाकथंदेयाऽतिसुंदरी॥व्यासउवाच॥तदाचिंताकुलंवीक्ष्यपितरंमंत्रिणस्तदा ॥३३॥ सुकन्यात्विंगितंज्ञात्वाप्रहस्येदमुवाचह ॥ पितःकस्माद्भवानद्यचिंताव्याकुलितेंद्रियः ॥३४॥ मत्कृतेदुःखसंविग्नोविषण्णवदनोऽसिवै ॥ अहंगत्वामुनिंतत्रसमाश्वास्यभयार्दितम्॥३५॥ करिष्यामिप्रसन्नंतमात्मदानेनवैपितः ॥ इतिराजावचःश्रुत्वाभाषितंयत्सुकन्यया ॥३६॥ तामुवाचप्रसन्नात्मासचिवानांचशृण्वताम् ॥ कथंपुत्रित्वमंधस्यपरिचर्यांवनेऽबला॥३७॥करिष्यसिजरार्तस्यक्रोधनस्यविशेषतः॥ कथमंधायचानेनरूपेणरतिसन्निभाम् ॥३८॥ ददामिजरयाग्रस्तदेहायसुखवांछया॥पित्रापुत्रीप्रदातव्यावयोज्ञातिबलायच॥३९॥ धनधान्यसमृद्धायनाऽधनायकदाचन ॥ क्वतेरूपंविशालाक्षिक्वाऽसौवृद्धोवनेचरः ॥४०॥ कथंदेयामयापुत्रीतस्मैचाऽतिवरायच ॥ उटजेनियतंवासोयस्यनित्यंमनोहरे ॥ ४१ ॥ कथमंबुजपत्राक्षिकल्पनीयोमयातव॥ मरणंमेवरंप्राप्तंसैनिकानांतथैवच ॥ ४२ ॥ नतेप्रदानमंधायरोचतेपिकभाषिणि ॥ भवितव्यंभवत्येवधैर्येनैवत्यजाम्यहम् ॥ ४३ ॥

किसप्रकार सेवा करोगी ? रूपलावण्यसे तुम रतिकी समानहो ॥ ३८ ॥ मैं अपने सुखकी इच्छासे उन जराजीर्णदेह अन्धे मुनिको किसप्रकार कन्यादान करूं ? जिसके ज्ञाति, वयस, बल, अतुलधान्य और धनरत्नादि विद्यमान हैं पिता उसकोही कन्या देते हैं॥ ३९॥ धनहीन मनुष्यको कभी कोई कन्या नहीं देते हे विशाललोचने!तुम अतिरूपलावण्यवती हो और तपस्वी अत्यन्त बूढे है॥ ४०॥इससे तुम दोनोंमें परस्पर बहुत भेद है और उन मुनिवरके विवाहकी अवस्था व्यतीत होगई है अतएव किस प्रकार मैं उनको कन्या दूं ? हे कमलनयने ! तुम सदा मनोहर अटारीमे वास करती हो ॥४१॥ इस समय मै तुमको किस प्रकार सदाके लिये पर्णशालामे वास दूं॥ ४२॥ हे कोकिलभाषिणि ! मै और सैनिकलोग मृत्युके मुखमें पतित हों यहभी उचित है किन्तु तोभी तुम्है उस अन्धे वरको कभी समर्पण नहीं करूंगा. जो

होनहार है वह हो किन्तु मै कभी धैर्य्य न छोडूँगा ॥ ४३ ॥ अतएव हे सुश्रोणि ! तुम सावधान होओ मैं अन्धेको कभी कन्या नहीं दूंगा. हे बालिक ! मेरा राज्य और देह रहे अथवा जाय उससे कुछ हानि नहीं है ॥ ४४ ॥ तथापि मै किसी प्रकार तुम्हें उस नयनविहीन तपस्वीको नहीं दूंगा. पिताके इसप्रकार वचन सुन ॥ ४५ ॥ सुकन्या प्रसन्नमन हो उनसे अत्यन्त स्नेहमय वचन कहने लगी. हे पितः ! आप मेरे लिये निरर्थक चिन्ता न कीजिये. इस समय उन मुनिवरको मुझे दीजिये ॥ ४६ ॥ तो सब मनुष्य सुखी होंगे इसमें सन्देह नहीं. मै सन्तुष्ट होकर अत्यन्त भक्तिसहित ॥ ४७ ॥ परमपवित्र वृद्धपतिकी निर्जनवनमें सेवा करके परम प्रीतिलाभ करूंगी. मै सतीधर्मपरायण हो व्रत करूंगी ॥ ४८ ॥ अनर्थक भोगवासनामें मेरी कुछभी इच्छा नहीं है. चित्त प्रकृतिस्थ हुआ है व्यास

नत्वांदास्याम्यहंतस्मैनेत्रहीनायबालिके ॥ राज्यंतिष्ठतुवायातुदेहोऽयंचतथैवमे ॥ ४४ ॥ सुस्थिराभवसुश्रोणिनदास्येधायकर्हिचित् ॥ सुकन्यातंतदाप्राहश्रुत्वातद्वचनंपितुः॥४५॥प्रसन्नवदनातीवस्नेहयुक्तमिदंवचः ॥ सुकन्योवाच॥नमेचिंतापितःकार्यादेहिमांमुनयेऽधुना ॥४६॥ सुखंभवतुसर्वेषांलोकानांमत्कृतेनहि॥सेवयिष्यामिसंतुष्टापतिंपरमपावनम् ॥ ४७ ॥ भक्त्यापरमयाचापिवृद्धंचविजनेवने ॥ सतीधर्मपराचाऽहंचरिष्यामिसुसंमतम् ॥ ४८ ॥ नभोगेच्छाऽस्तिमेतातस्वस्थंचित्तंममाऽनघ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छुत्वाभाषितंतस्यामंत्रिणोविस्मयंगताः ॥४९॥ राजाचपरमप्रीतोजगाममुनिसन्निधौ॥ गत्वाप्रणम्यशिरसातमुवाचतपोधनम् ॥५०॥ स्वामिन्गृहाणपुत्रींमेसेवार्थंविधिवद्विभो॥इत्युक्त्वाऽस्मैददौपुत्रीविवाहविधिनानृपः ॥५१॥ प्रतिगृह्यमुनिःकन्यांप्रसन्नोभार्गवोभवत् ॥ पारिबर्हंनजग्राहदीयमानंनृपेणह ॥ ५२ ॥ कन्यामेवाग्रहीत्कामंपरिचर्यार्थमात्मनः ॥ प्रसन्नेऽस्मिन्मुनौजातंसैनिकानांसुखंतदा ॥५३॥

जीने कहा हे महाराज ! मंत्रिवर्ग उसके यह वचन सुनकर अत्यन्त आश्चर्यमें हुये ॥ ४९ ॥ और राजाभी परमप्रसन्न होकर कन्याके सहित मुनिवरके समीप गये उनके निकट उपस्थित हो मस्तक झुकाय प्रणाम करके उन तपोधनसे कहा ॥ ५० ॥ हे प्रभो ! अपनी सेवा करनेकेलिये मेरी इसकन्याको ग्रहण कीजिये. यह कहकर राजाने विवाहकी विधिके अनुसार उनको कन्या दी ॥ ५१ ॥ च्यवनमुनि भी उसको प्रतिग्रहकर परमप्रसन्नहुए किन्तुराजाने व्यवहारोपयोगी जो सब यौतुकमे सामग्री दी थी वह कुछभी न ली ॥ ५२ ॥ केवल अपनी सेवाके निमित्त कन्याको ग्रहण किया. इस प्रकार उन मुनिवरके प्रसन्न होनेपर सैनिकलोग तत्काल मलमूत्र त्यागकर सुखी हुए ॥ ५३ ॥

आप किसप्रकार उस दुर्भग तपस्वीको यह परमसुन्दरी कन्या देंगे ? द्वैपायनने कहा तब सुकन्या पिता और मंत्रियोंको चिन्तामें नितान्त व्याकुल देखकर॥ ३३॥ बुद्धिसे सब जानगई अनन्तर हँसते हँसते उसने अपने पितासे कहा हे पितः ! आज आपका अन्तःकरण चिन्तासे आकुल क्यों देखती हूं ॥ ३४ ॥ बोध होताहै कि, आप मेरे निमित्तही दुःखसे अत्यन्त उद्विग्न होते हैं. हे पितः ! उन मुनिवरको मैंनेही पीडित किया है अतएव मैंही वहां जाकर उनको समझाऊंगी ॥ ॥ ३५ ॥ अधिक क्या मैं उनके चरणोंमे आत्मसमर्पण करके उनको प्रसन्न करूंगी. राजा सुकन्याके इस प्रकार वचन सुन ॥ ३६ ॥ अत्यन्त सन्तुष्टचित्तसे मंत्रियोंके सामने उससे कहनेलगे हे पुत्रि ! तुम अवला होकर वनमें मुनिवर च्यवन अन्धे ॥ ३७ ॥ जराजीर्ण देह और विशेषकर कोपनस्वभाव मुनिवरकी

दुर्भगायसुकन्यैषाकथंदेयाऽतिसुंदरी॥व्यासउवाच॥तदाचिंताकुलंवीक्ष्यपितरंमंत्रिणस्तदा ॥३३॥ सुकन्यात्विगितंज्ञात्वाप्रहस्येदमुवाचह ॥ पितःकस्माद्भवानद्यचिंताव्याकुलितेंद्रियः ॥३४॥ मत्कृतेदुःखसंविग्नोविषण्णवदनोऽसिवै ॥ अहंगत्वामुनिंतत्रसमाश्वास्यभयार्दितम्॥३५॥ करिष्यामिप्रसन्नंतमात्मदानेनवैपितः ॥ इतिराजावचःश्रुत्वाभाषितंयत्सुकन्यया ॥३६॥ तामुवाचप्रसन्नात्मासचिवानांचशृण्वताम् ॥ कथंपुत्रित्वमंधस्यपरिचर्यांवनेऽबला॥३७॥करिष्यसिजरार्तस्यक्रोधनस्यविशेषतः॥ कथमंधायचानेनरूपेणरतिसन्निभाम् ॥३८॥ ददामिजरयाग्रस्तदेहायसुखवांछया॥पित्रापुत्रीप्रदातव्यावयोज्ञातिबलायच॥३९॥ धनधान्यसमृद्धायनाऽधनायकदाचन ॥ क्वतेरूपंविशालाक्षिक्वाऽसौवृद्धोवनेचरः ॥४०॥ कथंदेयामयापुत्रीतस्मैचाऽतिवरायच ॥ उटजेनियतंवासोयस्यनित्यंमनोहरे ॥ ४१ ॥ कथमंबुजपत्राक्षिकल्पनीयोमयातव॥ मरणंमेवरंप्राप्तंसैनिकानांतथैवच ॥ ४२ ॥ नतेप्रदानमंधायरोचतेपिकभाषिणि ॥ भवितव्यंभवत्येवधैर्यंनैवत्यजाम्यहम् ॥ ४३ ॥

किसप्रकार सेवा करोगी ? रूपलावण्यसे तुम रतिकी समानहो ॥ ३८ ॥ मैं अपने सुखकी इच्छासे उन जराजीर्णदेह अन्धे मुनिको किसप्रकार कन्यादान करूं ? जिसके ज्ञाति, वयस, बल, अतुलधान्य और धनरत्नादि विद्यमान हैं पिता उसकोही कन्या देते हैं॥ ३९॥ धनहीन मनुष्यको कभी कोई कन्या नहीं देते हे विशाललोचने!तुम अतिरूपलावण्यवती हो और तपस्वी अत्यन्त बूढे है॥ ४० ॥इससे तुम दोनोंमें परस्पर बहुत भेद है और उन मुनिवरके विवाहकी अवस्था व्यतीत होगई है अतएव किस प्रकार मैं उनको कन्या दूं ? हे कमलनयने ! तुम सदा मनोहर अटारीमें वास करती हो ॥ ४१ ॥ इस समय मैं तुमको किस प्रकार सदाके लिये पर्णशालामे वास दूं॥ ४२॥ हे कोकिलभाषिणि ! मैं और सैनिकलोग मृत्युके मुखमें पतित हों यहभी उचित है किन्तु तोभी तुम्हे उस अन्धे वरको कभी समर्पण नहीं करूंगा. जो

होनहार है वह हो किन्तु मै कभी धैर्य्य न छोड़ूँगा ॥ ४३ ॥ अतएव हे सुश्रोणि ! तुम सावधान होओ मैं अन्धेको कभी कन्या नहीं दूंगा. हे बालिके ! मेरा राज्य और देह रहे अथवा जाय उससे कुछ हानि नहीं है ॥ ४४ ॥ तथापि मै किसी प्रकार तुम्हें उस नयनविहीन तपस्वीको नहीं दूंगा. पिताके इसप्रकार वचन सुन ॥ ४५ ॥ सुकन्या प्रसन्नमन हो उनसे अत्यन्त स्नेहमय वचन कहने लगी. हे पितः ! आप मेरे लिये निरर्थक चिन्ता न कीजिये. इस समय उन मुनिवरको मुझे दीजिये ॥ ४६ ॥ तो सब मनुष्य सुखी होंगे इसमें सन्देह नहीं. मैं सन्तुष्ट होकर अत्यन्त भक्तिसहित ॥ ४७ ॥ परमपवित्र वृद्धपतिकी निर्जनवनमें सेवा करके परम प्रीतिलाभ करूंगी. मै सतीधर्मपरायण हो व्रत करूंगी ॥ ४८ ॥ अनर्थक भोगवासनामें मेरी कुछभी इच्छा नहीं है. चित्त प्रकृतिस्थ हुआ है व्यास

सुस्थिराभवसुश्रोणिनदास्येधायकर्हिचित् ॥ राज्यंतिष्ठतुवायातुदेहोऽयंचतथैवमे ॥ ४४ ॥ नत्वांदास्याम्यहंतस्मैनेत्रहीनायबालिके ॥ सु
कन्यातंतदाप्राहश्रुत्वातद्वचनंपितुः॥४५॥प्रसन्नवदनातीवस्नेहयुक्तमिदंवचः ॥ सुकन्योवाच॥नमेचिंतापितःकार्यादेहिमांमुनयेऽधुना ॥४६॥
सुखंभवतुसर्वेषांलोकानांमत्कृतेनहि॥सेवयिष्यामिसंतुष्टापतिंपरमपावनम् ॥ ४७ ॥ भक्त्यापरमयाचापिवृद्धंचविजनेवने ॥ सतीधर्मपराचाऽ
हंचरिष्यामिसुसंमतम् ॥ ४८ ॥ नभोगेच्छाऽस्तिमेतातस्वस्थंचित्तंममाऽनघ ॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वाभाषितंतस्यामंत्रिणोविस्मयंगताः
॥४९॥ राजाचपरमप्रीतोजगाममुनिसन्निधौ॥ गत्वाप्रणम्यशिरसातमुवाचतपोधनम् ॥५०॥ स्वामिन्गृहाणपुत्रींमेसेवार्थविधिवद्विभो॥इत्यु
क्त्वाऽस्मैददौपुत्रीविवाहविधिनानृपः ॥५१॥ प्रतिगृह्यमुनिःकन्यांप्रसन्नोभार्गवोभवत् ॥ पारिबर्हंनजग्राहदीयमानंनृपेणह ॥ ५२ ॥ कन्यामे
वाग्रहीत्कामंपरिचर्यार्थमात्मनः ॥ प्रसन्नेऽस्मिन्मुनौजातंसैनिकानांसुखंतदा ॥५३॥

जीने कहा हे महाराज ! मंत्रिवर्ग उसके यह वचन सुनकर अत्यन्त आश्चर्यमें हुये ॥ ४९ ॥ और राजाभी परमप्रसन्न होकर कन्याके सहित मुनिवरके समीप गये उनके निकट उपस्थित हो मस्तक झुकाय प्रणाम करके उन तपोधनसे कहा ॥ ५० ॥ हे प्रभो ! अपनी सेवा करनेकेलिये मेरी इसकन्याको ग्रहण कीजिये. यह कहकर राजाने विवाहकी विधिके अनुसार उनको कन्या दी ॥ ५१ ॥ च्यवनमुनि भी उसको प्रतिग्रहकर परमप्रसन्नहुए किन्तुराजाने व्यवहारोपयोगी जो सब यौतुकमे सामग्री दी थी वह कुछभी न ली ॥ ५२ ॥ केवल अपनी सेवाके निमित्त कन्याको ग्रहण किया. इस प्रकार उन मुनिवरके प्रसन्न होनेपर सैनिकलोग तत्काल मलमूत्र त्यागकर सुखी हुए ॥ ५३ ॥

यह देखकर राजाका हृदय भी आनन्दरसमे भरगया राजाने कन्या देकर जब घर जानेकी इच्छा की॥ ५४ ॥ तव उस कृशाङ्गी राजनन्दिनीने भूपतिसे कहा । सुकन्या
ने कहा हे पितः।आप मेरे अलङ्कार और वस्त्रादि लेकर॥ ५५ ॥ पहरनेके निमित्त एक उत्तम उचित(मृगचर्म)और वल्कल दीजिये.हे पितः। मैं मुनियोंकी स्त्रियोंके समान
वेष धारण करके इसप्रकार पतिकी सेवा करूंगी॥ ५६ ॥ जिससे आपकी अतुल कीर्ति स्वर्ग पृथ्वी और पातालमें सर्वत्रही अक्षय होकर रहे॥ ५७॥ और इसी प्रकार
मै भी जिससे परलोकमें परमसुख प्राप्तकर सकूं ऐसेही पतिके चरणोंकी सेवा करूंगी. मै युवती और सुन्दरी हूं आप मेरे वृद्ध तपस्वीको देनेसे ॥ ५८ ॥ दूषित
चरित्र होनेकी सम्भावना कर अणुमात्रभी चिन्ता न कीजिये. वसिष्ठकी धर्मपत्नी अरुन्धती जिसप्रकार पृथ्वीमे विख्यात हुई है॥ ५९ ॥ मैंभी उसीके अनुसार सिद्धि

राज्ञश्चपरमाह्लादःसंजातस्तत्क्षणादपि॥ दत्त्वापुत्रींयदाराजागमनायगृहंप्रति ॥ ५४ ॥ मतिंचकारतन्वंगीतदोवाचनृपंसुता ॥ सुकन्योवाच ॥
गृहाणममवासांसिभूषणानिचमेपितः ॥ ५५ ॥ वल्कलंपरिधानायप्रयच्छाजिनमुत्तमम् ॥ वेषंतुमुनिपत्नीनांकृत्वातपसिसेवनम् ॥ ५६ ॥
करिष्यामितथाताततथातेकीर्तिरच्युता॥ भविष्यतिभुवःपृष्ठेतथास्वर्गेरसातले॥ ५७॥ परलोकसुखायाऽहंचरिष्यामिदिवानिशम्॥ दत्त्वांधायच
वृद्धायसुंदरींयुवतींतुमाम्॥ ५८॥ चिंतात्वयानकर्तव्याशीलनाशसमुद्भवा॥ अरुंधतीवसिष्ठस्यधर्मपत्नीयथाभुवि॥ ५९॥ तथैवाऽहंभविष्यामिना
ऽत्रकार्याविचारणा॥ अनसूयायथासाध्वीभार्याऽत्रेःप्रथिताभुवि॥ ६०॥ तथैवाऽहंभविष्यामिपुत्रीकीर्तिकरीतव ॥ सुकन्यावचनंश्रुत्वाराजापरम
धर्मवित् ॥ ६१ ॥ दत्त्वाऽजिनंरुरोदाऽऽशुवीक्ष्यतांचारुहासिनीम् ॥ त्यक्त्वाभूषणवासांसिमुनिवेषधरांसुताम् ॥ ६२ ॥ विवर्णवदनोभूत्वा
स्थितस्तत्रैवपार्थिवः ॥ राज्यःसर्वाःसुतांदृष्ट्वावल्कलाजिनधारिणीम् ॥ ६३ ॥ रुरुदुर्भृशशोकार्ताविपमानाइवाऽभवन् ॥ तामापृच्छ्यमहीपा
लोमंत्रिभिःपरिवारितः ॥ ययौस्वनगरंराजन्मुक्त्वापुत्रींशुचाऽर्पिताम् ॥ ६४॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेतृतीयोऽध्यायः ॥ ३॥

प्राप्त करूंगी इसमे किसी प्रकारका सन्देह नहीं. महर्षि अत्रिकी भार्या पतिव्रता अनसूयाने जिस प्रकार पृथ्वीमें ख्याती प्राप्त की है ॥ ६० ॥ उसीके अनुसार मैभी
आपकी पुत्री होकर कीर्त्ति स्थापन करूंगी. उस परमधर्मवित् राजाने सुकन्याके यह वचन सुनकर ॥ ६१ ॥ उसको अजिनादि दिये, उस चारुहासिनी कन्याने जब
वसन भूषण त्यागकर मुनिकन्याओंका वेष धारण किया॥ ६२ ॥ तव राजा रोदनको न रोकसके और दुःखितमनसे उसीस्थानमें खडे रहे. कन्याको वल्कल और अजिन
पहरे हुए देखकर वह राजमहिषियें॥ ६३ ॥ अत्यन्त शोकसन्तप्त हृदयसे कम्पायमान होकर रोनेलगीं. हे राजन्! तब महीपति शर्याति मुनिवर च्यवनको कन्या देकर
उनसे बिदा ले मंत्रियोके संग शोकसन्तप्तहृदयसे अपने घरको चले आये ॥ ६४ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां तृतीयोऽध्यायः॥ ३॥

व्यासजीने कहा हे महाराज ! राजा शर्यातिके घर चले जानेपर फिर वह बाला सुकन्या अपने धर्ममे निरत रहकर अग्नि और अपने पतिकी सेवा करनेलगी १॥ वह षोडशवर्षीय सुकन्या पतिकी सेवामें तत्पर होकर अनेकप्रकारके स्वादिष्ठ फलमूल संग्रहकर मुनिवरके लिये भक्षणको देती ॥ २ ॥ वह स्नानके समय उष्णजलसे पतिको स्नान और मृगचर्म पहराकर पवित्रकुशासनपर बैठाती ॥ ३ ॥ इसके उपरान्त कुश तिल और कमण्डलु सन्मुख स्थापित करके कहती. हे मुनिवर ! आप नित्य कार्य कीजिये ॥४॥ नित्यकर्म समाप्त होनेपर वह बाला उनका हाथ ग्रहणपूर्वक उठाय कुशासन अथवा अन्य बिछौनेपर बैठाती ॥ ५ ॥ इसके उपरान्त वह राजकन्या पकेहुए फल और सुसंस्कृत नीवार अन्न लाकर च्यवनमुनिको भोजन कराती॥६॥पतिके भोजन करके तृप्त होनेपर फिर परमभक्ति

॥ व्यासउवाच ॥ गतेराजनिसाबालापतिसेवापरायणा ॥ बभूवचतथाऽग्नीनांसेवनेधर्मतत्परा ॥ १ ॥ फलान्यादायस्वादूनिमूलानिविविधानिच ॥ ददौसामुनयेबालापतिसेवापरायणा ॥२॥ पतिंतप्तोदकेनाऽऽशुस्नापयित्वामृगत्वचा ॥ परिवेष्टयचशुभायांतुवृस्यांस्थापितवत्यपि ॥३॥ तिलान्यवकुशानग्रेपरिकल्प्यकमंडलुम् ॥ तमुवाचनित्यकर्मकुरुष्वमुनिसत्तम ॥ ४ ॥ तमुत्थाप्यकरेकृत्वासमाप्तेनित्यकर्मणि ॥ वृस्यांवास्तरेबालाभर्तारंसंन्यवेशयत् ॥ ५ ॥ पश्चादानीयपक्वानिफलानिचनृपात्मजा ॥ भोजयामासच्यवनंनीवारान्नंसुसंस्कृतम् ॥ ६ ॥ भुक्तवंतंपतिंतृप्तंदत्त्वाऽऽचमनमादरात् ॥ पश्चाच्चपूगंपत्राणिददौचाऽऽदरसंयुता ॥ ७ ॥ गृहीतमुखवासंतंसंवेश्यचशुभासने ॥ गृहीत्वाज्ञांशरीरस्यचकारसाधनंततः ॥ ८ ॥ फलाहारंस्वयंकृत्वापुनर्गत्वाचसन्निधौ ॥ प्रोवाचप्रणयोपेताकिमाज्ञापयसेप्रभो ॥ ९ ॥ पादसंवाहनंतेऽद्यकरोमियदिमन्यसे ॥ एवंसेवापरानित्यंबभूवपतितत्परा ॥ १० ॥ सायंहोमावसानेसाफलान्याहृत्यसुंदरी ॥ अर्पयामासमुनयेस्वादूनिचमृदूनिच ॥११॥ ततःशेषाणिबुभुजेप्रेमयुक्तातदाज्ञया ॥ सुस्पर्शास्तरणंकृत्वाशाययामासतंमुदा ॥ १२ ॥

सहित आचमनीय जलसे उनके मुख पाँव धुलाकर आदरपूर्वक ताम्बूल और पूगादि देती॥७॥उनके मुखशुद्धि ग्रहण करनेपर फिर उनको उत्तम आसनपर बैठाल उनकी आज्ञा ग्रहणपूर्वक अपने शरीरका संस्कार करती ॥८॥अनन्तर मुनिवरके भक्षणसे बचे हुए फल मूलादि स्वयं आहारकर फिर पतिके समीप जाय विनय सहित कहती हे प्रभो ! अब क्या करूं ? आज्ञा कीजिये॥९॥आप यदि अनुमति दे तो आपके चरण दबाऊं इस प्रकार पतिके प्रति अनुरागिणी होकर राजबाला सदा पतिकी सेवामे काल व्यतीत करने लगी ॥१०॥ सायंकालके समय होमकार्य समाप्त होनेपर वह सुन्दरी स्वादिष्ठ और कोमल फल लायकर उनको भक्षणार्थ देती॥११॥तदनन्तर उनकी आज्ञा लेकर भोजनसे बचे हुए फल स्वय भक्षण करती इसके उपरान्त सुखस्पर्श आस्तरण बनाकर प्रीति सहित उनकोशयनकराती

॥ १ २॥प्रियतम पतिके सुखपूर्वक शयन करनेपर फिर वह कृशोदरी राजकुमारी उनके पॉव दबाते दबाते सम्पूर्ण कुलस्त्रियोंके धर्मविषयक प्रश्न पूँछती॥ १ ३॥ रात्रि कालके समय पदसेवा करते करते जब मुनिवर सोजाते तब वह भक्तिपरायण होकर उनके पदतलमें शयन करती ॥ १४ ॥ ग्रीष्म कालके समय पति जब पसीनेमे भीगते तब वह भामिनी तालके पंखेसे व्यजन करके शीतल वायुद्वारा अपने पतिकी सेवामें नियुक्त रहती ॥ १५ ॥ हेमन्तकालके समय काष्ठ इकट्ठाकर पतिके सन्मुख अग्नि जलाय वारंवार पूँछती हे मुनिवर ! इससे आपको सुख तो अनुभव होता है ॥ १६ ॥ वह पतिपरायण राजकन्या सूर्योदयसे पहले शय्यासे उठती फिर पतिको उठाय कर शौचके लिये आश्रमसे कुछेक दूर बैठालती ॥ १७ ॥ और हाथ पॉवआदि प्रक्षालनके लिये मृतिका और

सुप्तेसुखंप्रियेकांतापादसंवाहनंतदा ॥ चकारपृच्छतीधर्मंकुलस्त्रीणांकृशोदरी ॥ १३ ॥ पादसंवाहनंकृत्वानिशिभक्तिपरायणा ॥ निद्रितंचमु निंज्ञात्वासुष्वापचरणांतिके ॥ १४ ॥ शुचौप्रतिष्ठितंवीक्ष्यतालवृंतेनभामिनी ॥ कुर्वाणाशीतलंवायुंसिषेवेस्वपतिंतदा ॥ १५ ॥ हेमंतेकाष्ठसं भारंकृत्वाऽग्निज्वलनंपुरः ॥ स्थापयित्वातथाऽपृच्छत्सुखंतेऽस्तीतिचाऽसकृत् ॥ १६ ॥ ब्राह्मेमुहूर्तेचोत्थायजलंपात्रंचमृत्तिकाम् ॥ समर्पयि त्वाशौचार्थंसमुत्थाप्यपतिंप्रिया ॥ १७ ॥ स्थानाद्दूरेचसंस्थाप्यदूरंगत्वास्थिराऽभवत् ॥ कृतशौचंपतिंज्ञात्वागत्वाजग्राहतंपुनः ॥ १८ ॥ आ नीयाऽऽश्रममव्यग्राचोपवेश्याऽऽसनेशुभे ॥ मृज्जलाभ्यांचप्रक्षाल्यपादावस्ययथाविधि ॥ १९ ॥ दत्त्वाचमनपात्रंतुदंतधावनमाहरत् ॥ सम र्प्यदंतकाष्ठंचयथोक्तंनृपनंदिनी ॥ २० ॥ चकारोष्णंजलंशुद्धंसमानीतंसुपावनम् ॥ स्नानार्थंजलमाहृत्यपप्रच्छप्रणयान्विता ॥ २१ ॥ किमा ज्ञापयसेब्रह्मन्कृतंवैदंतधावनम् ॥ उष्णोदकंसुसंपन्नंकुरुस्नानंसमंत्रकम् ॥ २२ ॥ वर्ततेहोमकालोऽयंसंध्यापूर्वाप्रवर्तते ॥ विधिवद्धवनंकृत्वा देवतापूजनंकुरु ॥ २३ ॥ एवंकन्यापतिंलब्ध्वातपस्विनमनिंदिता॥नित्यंपर्यचरत्प्रीत्यातपसानियमेनच ॥ २४ ॥

जल उनके निकट रख आप दूर बैठकर प्रतीक्षा करती उनका शौचकार्य समाप्त हुआ जान समीप जाय पतिका हाथ पकड़ ॥ १८ ॥ धीरे धीरे आश्रममें लाती, इसके उपरान्त मुनिवरको पवित्र आसनपर बैठाल फिर मृत्तिका और जलसे उनके दोनों चरण यथाविधि धोती ॥ १९ ॥ राजनन्दिनी पतिको आचम नपात्र देकर शास्त्रविहित दन्तधावनकाष्ठ लाकर समर्पण करती ॥ २० ॥ पवित्र निर्मल जल लाकर उसको उष्ण करती वह जल स्नानके लिये लाकर प्रीति सहित पूँछती ॥२१॥ हे स्वामिन् ! आपका दन्तधावन कार्य तो हो गया,जल उष्ण किया है,आपकी आज्ञा पानेपर लाऊंगी आप उस तप्तजलसे समन्त्रक स्नान कीजिये ॥२२॥ प्रातःसन्ध्या उपस्थित है,अतएव अब आपके होमका समय होगया है,यथाविधि होम कर देवताओंकी पूजा कीजिये ॥ २३ ॥ निर्मलस्वभाव

राजदुहिता तपस्वी च्यवनको पति प्राप्तकरके इस प्रकार तपस्या नियम और प्रीति सहित सदा उनकी सेवामें प्रवृत्त रहती ॥ २४ ॥ वह सुमुखी राजबाला अग्नि और अतिथियोकी सदा सेवा और शुश्रूषा करके आनन्दमनसे महर्षि च्यवनकी आराधना करने लगी ॥ २५ ॥ फिर किसी समयमें सूर्यपुत्र दोनों अश्विनीकुमार क्रीडा करते करते इच्छानुसार महर्षिच्यवनके आश्रममें आनकर उपस्थित हुए ॥ २६ ॥ तब सर्वाङ्गसुन्दरी राजकन्या पवित्रजलसे स्नानकर आश्रममें आती थी, उसी समय उन दोनों अश्विनीकुमारोंने उसको देखा ॥ २७ ॥ वह देवकन्याकी समान उसका रूप लावण्य देखकर मोहित हो शीघ्र समीप आय आदर सहित उससे पूँछने लगे ॥ २८ ॥ हे गजगामिनि ! देखो हम देवताओंके पुत्र हैं आपसे कोई विषय पूँछनेकेलिये आये हैं अतएव हे वरारोहे ! हमारे अनुरोधसे आप क्षण-काल प्रतीक्षा कीजिये हे शुचिस्मिते ! हे चारुलोचने ! आप किसकी कन्या है ? और किस महात्माने आपका पाणिग्रहण किया है ? आप उद्यान मध्यस्थित

अग्नीनामतिथीनांचशुश्रूषांकुर्वतीसदा॥आराधयामासमुदाच्यवनंसाशुभानना ॥२५॥कस्मिंश्चिदथकालेतुरविजावश्विनावुभौ॥च्यवनस्याऽऽश्रमाभ्याशेक्रीडमानौसमागतौ॥२६॥जलेस्नात्वातुतांकन्यांनिवृत्तांस्वाश्रमंप्रति॥ गच्छंतींचारुसर्वांगींरविपुत्रावपश्यताम् ॥२७॥ तांदृष्ट्वादेवकन्याभांगत्वाचांतिकमादरात्॥ऊचतुःसमभिद्रुत्यनासत्यावतिमोहितौ ॥२८॥ क्षणंतिष्ठवरारोहेप्रष्टुंत्वांगजगामिनि ॥आवांदेवसुतौप्राप्तौब्रूहि सत्यंशुचिस्मिते॥२९॥ पुत्रीकस्यपतिःकस्तेकथमुद्यानमागता॥एकाकिनीतडागेऽस्मिन्स्नानार्थंचारुलोचने ॥३०॥ द्वितीयाश्रीरिवाऽऽभासि कांत्याकमललोचने ॥इच्छामस्तुवयंज्ञातुंतत्त्वमाख्याहिशोभने ॥३१॥ कोमलौचरणौकांतेस्थितौभूमावनावृतौ ॥ हृदयेकुरुतःपीडांचलंतौच ललोचने ॥३२॥ विमानार्हासितन्वंगिकथंपद्भ्यांव्रजस्यदः ॥ अनावृताऽत्रविपिनेकिमर्थंगमनंतव ॥ ३३॥ दासीशतसमायुक्ताकथंनत्वंविनिर्गता॥राजपुत्र्यप्सरावाऽसिवदसत्यंवरानने॥३४॥धन्यामातायतोजाताधन्योऽसौजनकस्तव ॥ वक्तुंत्वांनैवशक्तौचभर्तुर्भाग्यंतवाऽनघे॥३५॥

इस तडागमें अकेली स्नान करनेके लिये क्यो आई है? ॥ २९ ॥ ३० ॥ हे कमलाक्षि! तुम्हारा जिसप्रकार सौन्दर्य है इससे हमको दूसरी हरिवल्लभा बोधहोती हो. हे शोभने! हम आपसे कुछ जाननेकी इच्छा करते है आप यथार्थरूपसे वह विषय कहिये॥ ३१ ॥हे कान्ते! तुम्हारे दोनों चरण अत्यन्त कोमल है. अतएव पादत्राण न पहरकर अनावृतभावसे उनको पृथ्वीमें रखती हो. हे चंचलनयने ! तुम्हारे चरण जब पृथ्वीमें पडते है तब हमारे हृदयमें क्लेश उपस्थित होता है ॥ ३२ ॥हे कृशोदरि! तुम्हारा देह जिसप्रकार कोमल है, इससे तुमको विमानपर चढकर गमनागमन करना उचित है किन्तु ऐसा न करके क्यों पैरोंसे इस कठिन पृथ्वीमें गमन करती हो ॥ ३३ ॥ तुम्हारे संग शतशत दासी क्यों नहीं निकलतीं ? हे वरानने ! तुम राजकन्या अथवा अप्सरा हो यह हमसे सत्य कहो ॥ ३४ ॥ हे अनघे !

जिन पितामातासे तुम्हारा जन्म हुआ है वह भी धन्य हैं विशेषकर जिस मनुष्यके संग तुम्हारा विवाह हुआ है उसका सौन्दर्य वर्णन करनेमें हमारी सामर्थ्य नहीं है ॥ ३५ ॥ हे सुलोचने! तुम्हारे दोनों चरण इधर उधर चलकर इस पृथ्वीको पवित्र करते हैं अतएव यह उद्यान आज देवलोककी अपेक्षा भी पवित्र बोध होता है ॥ ३६ ॥ जो सम्पूर्ण मृग और पक्षिकुल इच्छानुसार तुमको देखते हैं उनके सौभाग्यकी सीमा नहीं है अधिक क्या तुम्हारे चरण स्पर्शसे यह वनभूमि अत्यन्त पवित्र बोध होती है ॥ ३७ ॥ हे सुलोचने ! तुम्हारे रूपकी अधिक प्रशंसा करना निष्प्रयोजन है तुम्हारे पिता अथवा माता कौन हैं ? यह हमसे सत्य कहो हम आदर सहित उनको देखनेकी इच्छा करते हैं ॥ ३८ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! वह सर्वाङ्गसुन्दरी राजकुमारी उनके यह वचन सुन लज्जित भावसे

देवलोकाधिकाभूमिरियंचैवसुलोचने ॥ प्रचलंश्चरणस्तेऽद्यसंपावयतिभूतलम् ॥ ३६ ॥ सौभाग्याश्चमृगाःकामंयेत्वांपश्यंतिवैवने ॥ येचाऽन्ये पक्षिणःसर्वेभूरियंचाऽतिपावना ॥३७॥ स्तुत्याऽलंतवचाऽत्यर्थसत्यंब्रूहिसुलोचने ॥ पिताकस्तेपतिःक्वाऽसौद्रष्टुमिच्छाऽस्तिसादरम् ॥ ३८ ॥ व्यासउवाच ॥ तयोरितिवचःश्रुत्वाराजकन्याऽतिसुंदरी ॥ तावुवाचत्रपाक्रांतादेवपुत्रौनृपात्मजा ॥ ३९ ॥ शर्यातितनयांमांवांवित्तंभार्यां मुनेरिह ॥ च्यवनस्यसतींकांतांपित्रादत्तांयदृच्छया ॥ ४० ॥ पतिरंधोऽस्तिमेदेवौवृद्धश्चाऽतीवतापसः ॥ तस्यसेवामहोरात्रंकरोमिप्रीतमानसा ॥ ४१ ॥ कौयुवांकिमिहाऽऽयातौपतिस्तिष्ठतिचाऽऽश्रमे ॥ तत्राऽऽगत्यप्रकुरुतमाश्रमंचाऽद्यपावनम् ॥ ४२ ॥ तदाकर्ण्यवचोदस्रावूचतुस्तांनराधिप ॥ कथंत्वमपिकल्याणिपित्रादत्तातपस्विने ॥ ४३ ॥

उन दोनों देवकुमरोंसे कहने लगी॥३९॥ मैं शर्याति राजाकी कन्या हूं पिताने मुझे दैवकी इच्छासे महर्षि च्यवनको दिया है मैं उनकी प्रियमता साध्वी भार्या हूं वह महर्षि इसी स्थानमें वास करते है॥४०॥हे दोनों देवताओ!मेरे पति नयनविहीन तापस और अत्यन्त वृद्ध हुए है,अतएवमैं सती धर्मानुसार प्रसन्नमनसे रात दिन उन की सेवा करती हूं॥४१॥आप कौन हैं ? और किसलिये इसस्थानमे आये है?हमारे पति आश्रममे स्थिति करते हैं अतएव कृपा करके उसस्थानमें चलकर अब आश्रमको पवित्र कीजिये ॥४२॥ हे नरनाथ ! दोनो अश्विनीकुमारोंने इस प्रकार वचनसुनकर उससे कहा हे कल्याणि । किसकारणसे तुम्हारे

पिताने वृद्धतपस्वीको ऐसा कन्यारत्न दिया ॥ ४३ ॥ तुम इस विजन वनमे स्थिर: सौदामनीकी समान शोभा पातीहो और अधिक क्या कहे तुम्हारी समान रूपवती भामिनी हमारे देवलोकमेभी दिखाई नहीं देती॥ ४४ ॥ अहो ! दिव्यवसन सर्वविधि आभरण और नीलवर्ण अलकावली ही तुम्हारे पक्षमें शोभा पाती है इस प्रकार मृगचर्म और वल्कलादि तुम्हारे योग्य नहीं है॥ ४५॥ हेरम्भोरु ! तुम विशालनेत्रोंवाली हो तथापि विधाताने तुमको अन्धेविशेषकर अत्यन्त जरातुर पति दिया है तुम उन्हीं अन्धे पतिको प्राप्त करके निरन्तर इस वनमे दुःखी होती हो उसकी अपेक्षा विधाताका अन्याय कार्य और क्या होसक्ता है ?॥ ४६ ॥ हे मृगाक्षि ! इस मुनिवरको तुमने निरर्थक पतित्वमें वरण किया है तुम्हारा यह नवयौवन समयमें उन अन्धे पतिके संग कभी शोभा नहीं पावेगा तुम नृत्यविद्यामें चतुर हो किन्तु पति अन्धे और

भ्राजसेऽस्मिन्वनोद्देशेविद्युत्सौदामनीयथा ॥ नदेवेष्वपितुल्याहितवदृष्टाऽस्तिभामिनी ॥ ४४ ॥ त्वंदिव्यांबरयोग्याऽसिशोभसेनाऽजिनैर्वृता ॥ सर्वाभरणसंयुक्तानीलालकवरूथिनी ॥ ४५ ॥ अहोविधेर्दुष्कलितंविचेष्टितंयदत्ररंभोरुवनेविपीदसि ॥ विशालनेत्रेंधमिमं पतिंप्रियेमुनिंसमासाद्यजरातुरंभृशम् ॥ ४६ ॥ वृथावृतस्तेनभृशंनशोभसेनवंवयःप्राप्यसुनृत्यपंडिते ॥ मनोभवेनाऽऽशुशराःसुसंधिताःपतंतिकस्मिन्पतिरीदृशस्तव ॥ ४७ ॥ त्वमंधभार्यानवयौवनान्विताकृताऽसिधात्रानतुमंदबुद्धिना ॥ नचैनमर्हस्यसितायतेक्षणेपतिंत्वमन्यंकुरुचारुलोचने ॥ ४८ ॥ वृथैवतेजीवितमंबुजेक्षणेपतिंचसंप्राप्यमुनिंगतेक्षणम् ॥ वनेनिवासंचतथाऽजिनांवरप्रधारणंयोग्यतरंनमन्महे ॥ ४९ ॥ अतोऽनवद्यांग्युभयोस्त्वमेकंवरंकुरुष्वावहितासुलोचने ॥ किंयौवनंमानिनिसंकरोपिवृथामुनिंसुंदरिसेवमाना ॥ ५० ॥

जरातुर है तुम्हारे नृत्य करनेपर जब कामदेव शरसन्धान करेगा तब वह शर किसके ऊपर पतित होंगे ? ॥ ४७ ॥ हे आयतलोचने ! वह विधाता अत्यन्त अल्पबुद्धि है ! ! नहीं तो तुमको इस प्रकार नवयौवनसे भूपितकर अन्धेकी भार्या क्यों करता ? हे चारुलोचने ! तुम कभी उसके उपयुक्त नहीं हो इस कारण दूसरा पति करो ॥ ४८ ॥ हे कमलनयने ! तुम्हारा पति एक तो नयन विहीन और तिसपरभी तपस्वी है अतएव तुम्हारा जीवनधारण करना वृथा है ! विशेषकर वनमें वास और अजिनअम्बरपरिधान तुम्हारे योग्य नहीं है ॥ ४९ ॥ हे असितनयने ! तुम्हारे सम्पूर्ण अंग प्रत्यग मनोहर है. अतएव भलीभाँति विचार कर हम दोनोंमेसे एकको पति करो. हे भामिनि ! तुम इस प्रकार रूपवती होकर मुनिकी सेवा करके वृथा यौवन क्यों क्षय करती हो ? ॥ ५० ॥ उन मुनिवरका कोई

सौभाग्य नहीं दिखाई देता. विशेषकर तुम्हारे भरणपोषण अथवा रक्षण दर्शन करनेकीभी उसमें सामर्थ्य नहीं है. तब वृथा क्यों उनकी सेवा करती हो? हे
अनिन्दिते ! सर्वसुखरहित मुनिवरको त्यागकर हम दोनोंमेंसे एक के संग विवाह करो ॥ ५१ ॥ "हे कान्ते" ! तो नन्दनकानन अथवा चैत्ररथ वनमे विहार
करसकोगी. हे मानिनि ! अन्धे अथवा वृद्ध पतिके सहित गौरवहीन होकर तुम किस प्रकार काल व्यतीत करोगी ? ॥ ५२ ॥ एक तो तुम शुभलक्षणोंसे
विभूषित तिसपरभी फिर राजकन्या हो अतएव संसारके यावतीय विहार भाव तुमको अविदित नहीं है. इस कारण भाग्यविहीन होकर इस गहनकाननमें वृथा
क्यों काल व्यतीतकरती हो ॥ ५३ ॥ हे राजपुत्रि ! तुम्हारा वदन अत्यन्त मनोहर नेत्र विशाल कटि क्षीण और तुम्हारे वचन कोकिलकी समान मीठे हैं;
अतएव तुम्हारी अपेक्षा सुन्दरी कौन है ! तुम वृद्धतपस्वीको इससमय त्यागकर सुखके लिये हममेंसे एकका भजन करो तो त्रिदशालयमे अनुपम

किंसेवसेभाग्यविवर्जितंतंसमुज्झितंपोषणरक्षणाभ्याम् ॥ त्यक्त्वामुनिंसर्वसुखापवर्जितंभजाऽनवद्यांग्युभयोस्त्वमेकम् ॥ ५१ ॥ त्वंनंदनेचै
त्ररथेवनेचकुरुष्वकांतेप्रथितंविहारम् ॥ अंधेनवृद्धेनकथंहिकालंविनेष्यसेमानिनिमानहीनम् ॥ ५२ ॥ भूपात्मजात्वंशुभलक्षणाचजानासिसं
सारविहारभावम् ॥ भाग्येनहीनाविजनेवनेऽत्रकालंकथंवाहयसेवृथाच ॥ ५३ ॥ तस्माद्भजस्वपिकभाषिणिचारुवक्त्रेएकंद्वयोस्तवसुखायवि
शालनेत्रे ॥ देवालयेषुचकृशोदरिभुंक्ष्वभोगांस्त्यक्त्वामुनिंजरठमाशुनृपेंद्रपुत्रि ॥ ५४ ॥ किंतेसुखंयत्रवनेसुकेशिवृद्धेनसार्धंविजनेमृगाक्षि ॥
सेवातथांधस्यनवंवयश्चकिंतेमतंभूपतिपुत्रिदुःखम् ॥ ५५ ॥ शशिमुखित्वमतीवसुकोमलाफलजलाहरणंतवनोचितम् ॥ ५६ ॥ इतिश्रीदेवी
भागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेचतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ व्यासउवाच ॥ तयोस्तद्भाषितंश्रुत्वावेपमानानृपात्मजा ॥ धैर्यमालंब्यतौतत्रबभाषे
मितभाषिणी ॥ १ ॥ देवौनासत्यपुत्रौचसर्वज्ञौसुरसंमतौ ॥[1] सतींमांधर्मशीलांचनैवंवदितुमर्हथः ॥ २ ॥

भोग्यवस्तु भोगसकोगी ॥ ५४ ॥ हे सुकेशी ! अन्धेके सहित इस वनमें वास करके तुमको क्या सुख होगा ? हे मृगाक्षी ! तुम्हारा इस नवयौवन और
इस अवस्थाके समय वनमे रहकर वृद्धकी सेवा करना अत्यन्त क्लेशकर है. हे राजपुत्रि ! क्या तुमको दुःखहीं वाञ्छित है ॥ ५५ ॥
हे शशिमुखि ! तुम अत्यन्त कोमलाङ्गी दिखाई देतीहो अतएव जल और फल लाना तुम्हारा उचित कार्य नहीं है ॥ ५६ ॥ इति श्रीदेवीभागवते
महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! यह वचन सुन राजकन्या सुकन्या पहले भयसे कांपने लगी
फिर वह मितभाषिणी बाला धैर्य्य अवलम्बनकर दोनों अश्विनीकुमारोंसे कहनेलगी ॥ १ ॥ आप सूर्यके पुत्र और सुरगणोंके सुसम्मत देवता हैं विशेषकर

१ यह वचन परीक्षार्थ कहे हैं ।

आप सम्पूर्ण विषय जानते हैं मै धर्म्मपरायण सती हूं मुझसे ऐसा वचन कहना आपको उचित नहीं है ॥ २ ॥ हे सुरद्वय ! पिताने मुझे योग्य धर्मावलम्बी मुनिको दिया है इसपर भी मै सती होकर किसप्रकार वेश्याओंके अवलम्बित मार्गमें जाऊं ? ॥ ३ ॥ वह सूर्य्य सबके कार्य अकार्यके साक्षिस्वरूप हैं अतएव वह मेरे सम्पूर्ण कार्य्य देखते हैं और आप दोनोंने महात्मा कश्यपके वंशमें जन्म ग्रहण किया है. इसप्रकार पवित्र देवताके उरसे पवित्रवंशमें उत्पन्न हो ऐसा अधर्म्मकर और अकीर्त्तिकर वचन कहना आपको अत्यन्त अनुचित है ॥४॥ इस असार संसारमें धर्म क्या अथवा अधर्म क्या है यह आप भलीभाँति जानते हैं हे रविपुत्रो! कुलकन्या हो पतित्याग कर किसप्रकार अन्यपुरुषकी भजना करूं ॥५॥ आप विमलस्वभाव देवता है महाराज ! मैं शर्यातिकी कुलकन्या विशेषकर पतिके प्रति अत्यन्त अनुरक्त और धर्मपरायण हूं अतएव आप इच्छानुसार अपने स्थानमें जाइये॥६॥व्यासजीने कहा हे भारत! दोनों अश्विनीकुमार उसके यह वचन सुनकर

पित्रादत्तासुरश्रेष्ठौमुनयेयोगधर्मिणे ॥ कथंगच्छामितंमार्गपुंश्चलीगणसेवितम् ॥ ३ ॥ द्रष्टाऽयंसर्वलोकस्यकर्मसाक्षीदिवाकरः ॥ कश्यपाज्ञ्चैवसंभूतोनैवंभाषितुमर्हथः ॥ ४ ॥ कुलकन्यापतिंत्यक्त्वाकथमन्यंभजेन्नरम् ॥ असारेऽस्मिन्हिसंसारेजानंतौधर्मनिर्णयम् ॥ ५ ॥ यथेच्छं गच्छतंदेवौशापंदास्यामिवाऽनघौ ॥ सुकन्याऽहंचशर्यातेःपतिभक्तिपरायणा ॥ ६ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्याकर्ण्यवचस्तस्यानासत्यौविस्मितौ भृशम् ॥ तावब्रूतांपुनस्त्वेनांशंकमानौभयंमुनेः ॥ ७ ॥ राजपुत्रिप्रसन्नौतेधर्मेणवरवर्णिनि ॥ वरंवरयसुश्रोणिदास्यावःश्रेयसेतव ॥ ८ ॥ जानीहिप्रमदेनूनमावांदेवभिषग्वरौ ॥ युवानंरूपसंपन्नंप्रकुर्यावपतिंतव ॥ ९ ॥ ततस्त्रयाणामस्माकंपतिमेकतमंवृणु ॥ समानरूपदेहानांमध्ये चातुर्यपंडिते॥१०॥सातयोर्वचनंश्रुत्वाविस्मितास्वपतिंतदा।गत्वोवाचतयोर्वाक्यंताभ्यामुक्तंयदद्भुतम् ॥ ११ ॥ सुकन्योवाच॥स्वामिन्सूर्यसुतौदेवौसंप्राप्तौच्यवनाश्रमे॥दृष्टौमयादिव्यदेहौनासत्यौभृगुनंदन ॥ १२ ॥

अत्यन्त आश्चर्ययुक्त हुए और मुनिवरके भयसे शंकित होकर फिर उससे कहनेलगे ॥७॥हे राजकुमारी ! तुम्हारा पतिव्रत धर्म्म देखकर हम प्रसन्न हुए हैं अतएव हे वरवर्णिनि ! तुम अभिलषित वर माँगो. हे सुश्रोणि ! तुम्हारे मंगलके लिये हम तुमको वर देंगे ॥ ८ ॥ हे भामिनि ! हम देवताओंके वैद्य हैं तुम निश्चय जानो कि हम तुम्हारे पतिको परमरूपवान् सुन्दर युवा करदेंगे ॥९॥ हे सुचतुरे ! जब हम तीनोंका समानरूप समान अवस्था और समान देहकी कान्ति होगी तब तुम तीनोंमेंसे जिसकी रुचि हो एकको पतित्वमे वरणकरो ॥ १० ॥ सुकन्या उनके यह वचन सुनकर आश्चर्ययुक्त हो अपने पतिके समीप गई अनन्तर दोनों देवताओंके वैद्योने जो बात कही थी वह सम्पूर्ण मुनिवरसे निवेदन की ॥११॥ सुकन्याने कहा हे स्वामिन् ! सूर्यके पुत्र दोनो अश्विनीकुमार मेरे आश्रमके समीप तपोवनमें उपस्थित

हुए हैं उन दोनो दिव्यदेह देवताओंका मैने दर्शन किया है ॥ १२ ॥ वह मेरा सर्वाङ्ग सुन्दर देह देखकर कामातुर हो मुझसे कहनेलगे कि तुम्हारे उन अन्धे पति मुनिवरको दिव्य देह नवयौवन ॥ १३ ॥ और दोनों नेत्र फिर उत्तम करदेंगे इसमें कोई सन्देह नहीं किन्तु तुमको एक नियम करना होगा वह कहते हैं सुनो ॥१४॥ तुम्हारे उन वृद्धपतिका अंगभी अपनी समान करदेंगे किन्तु फिर हम तीनोंमेंसे एकको पतित्वमें वरण करना होगा ॥१५॥ हे साधो ! यह सुनकर इस अद्भुत कार्यका विषय आपको विदित करती हूं अतएव इस संकटके कार्यमें क्या करना चाहिये? आप यह भलीभाँति विचारकर कहिये ॥ १६ ॥ देवताओंकी माया जाननी अत्यन्त कठिन है विशेषकर वह किस अभिप्रायसे ऐसा कहते हैं यह मैं नहीं जानती. हे सर्वज्ञ ! आप जो अनुमति करें तो मैं आपका वह अभिल

वीक्ष्यमांचारुसर्वाङ्गींजातौकामातुरावुभौ ॥ कथितंवचनंस्वामिन्पतिंतेनवयौवनम् ॥ १३ ॥ दिव्यदेहंकरिष्यावश्चक्षुष्मंतंमुनिंकिल ॥ एते नसमयेनाऽद्यतंशृणुत्वंमयोदितम् ॥१४॥ समावयवरूपंचकरिष्यावःपतिंतव ॥ तत्रत्रयाणामस्माकंपतिमेकतमंवृणु ॥१५॥ तच्छ्रुत्वाऽहमिहाऽऽयाताप्रष्टुंत्वांकार्यमद्भुतम् ॥ किंकर्तव्यमतःसाधोब्रूह्यस्मिन्कार्यसंकटे ॥ १६ ॥ देवमायाऽपिदुर्ज्ञेयानजानेकपटंतयोः ॥ यदाज्ञापयसर्वज्ञतत्करोमितवेप्सितम् ॥ १७ ॥ च्यवनउवाच ॥ गच्छकांतेऽद्यनासत्यौवचनान्ममसुव्रते ॥ आनयस्वसमीपंमेशीघ्रंदेवभिषग्वरौ ॥ १८ ॥ क्रियतामाशुतद्वाक्यंनाऽत्रकार्याविचारणा ॥ व्यासउवाच ॥ एवंसासमनुज्ञातातत्रगत्वावचोऽब्रवीत् ॥ १९ ॥ क्रियतामाशुनासत्यौसमये नसुरोत्तमौ ॥ तच्छ्रुत्वाचाऽश्विनौवाक्यंतस्यास्तौतत्रचाऽगतौ ॥ २० ॥ उचतूराजपुत्रींतांपतिस्तवविशत्वपः ॥ रूपार्थंच्यवनस्तूर्णंततोंभः प्रविवेशह ॥ २१ ॥ अश्विनावपिपश्चात्तत्प्रविष्टौसरउत्तमम् ॥ ततस्तेनिःसृतास्तस्मात्सरसस्तत्क्षणात्त्रयः ॥ २२ ॥

षित कार्य करूं ॥ १७॥ च्यवनने कहा हे कान्ते ! तुम मेरी आज्ञासे अभी उन दोनों अश्विनीकुमारोंके निकट जाओ. हे सुभद्रे! तुम अभी उनको मेरे समीप लाओ ॥ १८ ॥ अधिक क्या कहूं तुम शीघ्र उनका वचन प्रतिपाल करो इस विषयमें कुछ विचार करनेका प्रयोजन नहीं है व्यासजीने कहा हे महाराज ! सुकन्याने पतिकी इस प्रकार आज्ञा पाय तत्काल उनके समीप जायकर कहा ॥ १९ ॥ हे दोनों अश्विनीकुमारो ! आप देवताओंमे अग्रगण्य हैं अतएव आपके यह नियमित वचन स्वीकार हुए अब आप अपना कर्तव्य कार्य कीजिये. तब वह दोनों देवता उसके इसप्रकार वचन सुन आश्रममें जाय ॥२०॥ राजकुमारीसे कहनेलगे तुम्हारे पति जलमें प्रवेशकरैं तब वृद्ध च्यवन सुन्दररूप पानेकी इच्छासे उसी समय अगाधजलमें घुसे ॥ २१ ॥ इसके उपरान्त दोनों अश्विनीकुमारोंनेभी उस उत्तम

सरोवरके जलमें प्रवेशकिया.कुछ कालोपरान्त उस सरोवरसे वह तीनों निकले॥२२॥ सबकाही दिव्यदेह समान सौन्दर्य समान नवयौवन और सम्पूर्ण अंग प्रत्यंग कुण्डल इत्यादि अनेकप्रकार अलंकारोसे सुशोभित थे अतएव अवयवोंकी कोई विलक्षणता नहीं दिखाई दी ॥२३॥ तब एकवार उन सबोने कहा हे भद्रे!तुम्हारी समान सुन्दरी रमणी और दूसरी नहीं है विशेषकर तुम्हारा वदनमण्डल विमल है अतएव तीनोंमेंसे जिसको तुम्हारी इच्छा हो उसकोही पतित्वमे वरणकरो।२४॥ हे वरानने !अथवा जिसके प्रति तुम्हारी अधिक प्रीति हो उसकोही वरणकरो व्यासजीने कहा हे राजेन्द्र ! तब सुकन्याने देखा कि, इन तीनोका ही देवताओकी समान अनुरूप रूपलावण्य है॥ २५॥विशेषकर सौन्दर्य अवस्था स्वर और वेष समान है कुछ भी भिन्नता दिखाई नहीं देती वह उन सबका समान अवयव देखकर

तुल्यरूपादिव्यदेहायुवानःसदृशाःकिल ॥ दिव्यकुंडलभूषाढ्याःसमानावयवास्तथा ॥ २३ ॥ तेऽब्रुवन्सहिताःसर्वेवृणीष्ववरवर्णिनि ॥ अस्माकमीप्सितंभद्रेपतिंत्वममलानने ॥ २४ ॥ यस्मिन्वाप्यधिकाप्रीतिस्तंवृणुष्ववरानने ॥व्यासउवाच ॥ सादृष्ट्वातुल्यरूपांस्तान्समानवयसस्तथा ॥२५॥ एकस्वरांस्तुल्यवेषांस्त्रीन्वैदेवसुतोपमान् ॥ सातुसंशयमापन्नावीक्ष्यतान्सदृशाकृतीन् ॥ २६ ॥ अजानतीपतिंसम्यग्व्याकुलासमचिंतयत् ॥ किंकरोमित्रयस्तुल्याःकंवृणोमिनवेद्म्यहम् ॥ २७॥ पतिंदेवसुताश्चैतेसंशयेपतिताऽस्म्यहम् ॥ इंद्रजालमिदंसम्यग्देवाभ्यामिहकल्पितम् ॥ २८॥ कर्तव्यंकिमयाचाऽत्रमरणंसमुपागतम् ॥ नमयापतिमुत्सृज्यवरणीयःकथंचन ॥ २९ ॥ देवस्त्वाधुनिकःकश्चिदित्येषाममधारणा ॥ इतिसंचिंत्यमनसापरांविश्वेश्वरीशिवाम् ॥ ३० ॥

संशययुक्त हुई ॥२६॥ वह राजकन्या अपने पतिको न पहॅचानकर अत्यन्त व्याकुल हो चिन्ता करने लगी इस समय मैं क्या करूं!तीनोंका अवयव एकप्रकार है अतएव अब किसको वरण करूं ॥२७॥ इनमें कौन पति है यह मै नहीं जानती बोध होता है कि, यह सब देवताओंके पुत्र है अथवा उन दोनो देवकुमारोने इस स्थानमें निश्चय इन्द्रजाल फैलाया है जो हो मै इस समय विषम संशयमें पडी हूं ॥ २८ ॥ मै पतिको त्याग कर अन्य किसीको कभी वरण न करूंगी. अतएव मेरा मरण उपस्थित है अब मुझको क्या करना चाहिये ॥ २९ ॥ अब जो तीसरी मूर्ति देखती हूं बोध होता है कि यह भी कोई देवपुत्र हैं । इसप्रकार मनमें चिन्ताकर निश्चय किया कि, अब मै उन्हीं पराप्रकृति विश्वेश्वरी शिवाकी आराधना करूं ॥ ३० ॥

तब कृशोदरीराजकुमारी देवीभगवतीका स्तव करने लगी सुकन्याने कहा हे जगन्मातः ! मैंने अत्यन्त दुःखमें गिरकर आपकी शरण ली है ॥ ३१ ॥ आपके दोनों चरणोंमें प्रणाम करती हूं आप अब मेरे सतीत्वधर्मकी रक्षा कीजिये. हे देवि ! आप कमलसे उत्पन्न हुई हैं आपको नमस्कार करती हूं आप शंकरकी प्रियतमा ॥ ३२ ॥ एवं विष्णुप्रिया लक्ष्मी और आपही वेदमाता सरस्वती है. अतएव आपको नमस्कार करती हूं स्थावरजङ्गमात्मक यह जगन्मण्डल आपनेही उत्पन्न किया है ॥ ३३ ॥ और अव्यग्रचित्तसे उसका प्रतिपालन करती है और सम्पूर्ण लोकोंके शान्तिकी इच्छासे उसको ग्रास करती हैं अधिक क्या आपही ब्रह्मा विष्णु और महेश्वरकी परमपूजनीय जननी हैं ॥ ३४ ॥ आपही ज्ञानहीन मूर्खोंको बुद्धि और ज्ञानियोंको सदा भक्ति देती हैं आपही पुरुषोंकी प्रियदर्शन पूर्ण आद्या प्रकृति हैं ॥ ३५ ॥ जिन प्राणियोंकी आत्मा पवित्र हुई है आपही उनको भोग और मुक्तिप्रदान करती है, जो अत्यन्त ज्ञानहीन हैं उनको दुःख और जो सत्वगुणाश्रित जीव हैं उनको सुख देती है ॥ ३६ ॥ हे मातः ! आपही योगियोंको सिद्धि कीर्ति और जयप्रदान करती हैं; इस समय मैंने विस्मयसागरमें पतित होकर आपकी शरण ग्रहण की है ॥ ३७ ॥ हे मातः ! इन दोनों देवताओंने कपटाचरण किया है, मैं इससे मोहित होकर किसको वरणकरूं ? यह स्थिर नहीं करसक्ती अतएव मैं शोक सागरमें निमग्न हुई हूं आपही मुझे मेरे पतिको दिखाकर उद्धार कीजिये ॥ ३८ ॥ हे सर्वज्ञे ! मेरे सतीव्रतको जानकर जिससे पतिका दर्शन प्राप्तकरूं आप वही कीजिये. व्यासजीने कहा हे महाराज ! सुकन्याके इसप्रकार स्तवसे परितुष्ट होकर देवी त्रिपुरसुन्दरीने ॥ ३९ ॥ तब उसके हृदयमें सुखकर तत्त्वज्ञान प्रदान किया तब तीनोंका अवयव और सौन्दर्य समान होनेपरभी ॥ ४० ॥ उस पतिव्रता बालाने उनको देखतेही मनमें निर्णयकर अपने पतिकोही वरण किया सुकन्याके

दध्यौभगवती देवींतुष्टावचकृशोदरी ॥ सुकन्योवाच ॥ शरणंत्वांजगन्मातःप्राताऽस्मिभृशदुःखिता ॥ ३१ ॥ रक्षमेऽद्यसतीधर्मंनमामिचरणौ वत ॥ नमःपद्मोद्भवेदेविनमःशंकरवल्लभे ॥ ३२ ॥ विष्णुप्रियेनमोलक्ष्मिवेदमातःसरस्वति ॥ इदंजगत्त्वयासृष्टंसर्वंस्थावरजंगमम् ॥ ३३ ॥ पासित्वमिदमव्यग्रातथाऽत्सिलोकशांतये ॥ ब्रह्मविष्णुमहेशानांजननीत्वंसुसंमता ॥ ३४ ॥ बुद्धिदाऽसित्वमज्ञानांज्ञानिनांमोक्षदासदा ॥ आद्यात्वंप्रकृतिःपूर्णापुरुषप्रियदर्शना ॥ ३५ ॥ भुक्तिमुक्तिप्रदाऽसित्वंप्राणिनांविशदात्मनाम् ॥ अज्ञानांदुःखदाकामंसत्त्वानांसुखसाधना ॥ ३६ ॥ सिद्धिदायोगिनामंबजयदाकीर्तिदापुनः ॥ शरणंत्वांप्रपन्नाऽस्मिविस्मयंपरमंगता ॥ ३७ ॥ पतिंदर्शयमेमातर्मग्नाऽस्मिञ्छोक सागरे ॥ देवाभ्यांचरितंकूटंकंवृणोमिविमोहिता ॥ ३८ ॥ पतिंदर्शयसर्वज्ञेविदित्वापेसतीव्रतम् ॥ व्यासउवाच ॥ एवंस्तुतातदादेवीतथा त्रिपुरसुंदरी ॥ ३९ ॥ हृदयेऽस्यास्तदाज्ञानंददावाशुसुखोदयम् ॥ निश्चित्यमनसातुल्यवयोरूपधरान्सती ॥ ४० ॥ प्रसमीक्ष्यतुतान्सर्वा न्वव्रेबालास्वकंपतिम् ॥वृतेऽथच्यवनेदेवौसंतुष्टौतौबभूवतुः ॥ ४१ ॥

जब च्यवनकोही वरणकिया तब उसको देखकर वह दोनो देवता परम सन्तुष्ट हुए ॥ ४१ ॥ दोनों देवता भगवतीके प्रसादसे प्रसन्न हुए थे इसके पीछे फिर सतीधर्म देखनेसे परम प्रसन्न हो उसको वर दिया ॥ ४२ ॥ वह दोनों, मुनिवरकी स्तुति करके शीघ्र अपने स्थानको जानेके लिये उद्यत हुए किन्तु च्यवन उनके अनुग्रहसे रूप यौवन और भार्या प्राप्तकर सन्तुष्ट हुए थे ॥ ४३ ॥ अतएव उन महातेजा मुनिने दोनो अश्विनीकुमारोंसे कहा हे महानुभाव ! सुरयुगल आपने मेरा विशेष उपकार किया है ॥ ४४ ॥ इस प्रकार सुकेशी भार्या पाकरभी मुझको प्रतिदिन दुःखही होता था ! किन्तु आपकी कृपासे इस असुखमय संसारमे जो कुछ सुख पाया है वह नहीं कहसक्ता ॥ ४५ ॥ मैं अत्यन्तवृद्ध और नेत्रविहीन होकर भोगरहित हुआ था परन्तु आपनेही वनमें आय मुझको नेत्र यौवन और अद्भुत सौन्दय प्रदानकिया ॥ ४६ ॥ अतएव हे दोनों देवताओ ! मै आपका किंचित् प्रत्युपकार करनेकी इच्छा करता हूं जो पुरुष उपकारी मित्रका कुछभी उपकार

सतीधर्मंसमालोक्यसंप्रीतौददतुर्वरम् ॥ भगवत्याःप्रसादेनप्रसन्नौतौसुरोत्तमौ ॥ ४२ ॥ मुनिमामंत्र्यतरसागमनायोद्यतावुभौ ॥ लब्ध्वातुच्यवनो रूपंनेत्रेभार्यांचयौवनम् ॥ ४३ ॥ हृष्टोऽब्रवीन्महातेजास्तौनासत्याविदंवचः ॥ उपकारःकृतोऽयंमेयुवाभ्यांसुरसत्तमौ ॥ ४४ ॥ किंब्रवीमिसुखंप्राप्तंसं सारेऽस्मिन्ननुत्तमे ॥ प्राप्यभार्यांसुकेशांतांदुःखंमेऽभवदन्वहम् ॥ ४५ ॥ अंधस्यचाऽतिवृद्धस्यभोगहीनस्यकानने ॥ युवाभ्यांनयनेदत्तेयौवनंरूप मद्भुतम् ॥ ४६ ॥ संपादितंततःकिंचिदुपकर्तुमहंब्रुवे ॥ उपकारिणिमित्रेयोनोपकुर्यात्कथंचन ॥ ४७ ॥ तंधिगस्तुनरंदेवौभवच्चऋणवान्भुवि ॥ तस्मा द्वांवांछितंकिंचिद्दातुमिच्छामिसांप्रतम् ॥ ४८ ॥ आत्मनोऋणमोक्षायदेवेशौनूतनस्यच ॥ प्रार्थितंवांप्रदास्यामियदलभ्यंसुरासुरैः ॥ ४९ ॥ ब्रुवा थांवांमनोदिष्टंप्रीतोस्मिसुकृतेनवाम् ॥ श्रुत्वातौतुमुनेर्वाक्यमभिमंत्र्यपरस्परम् ॥ ५० ॥ तमूचतुर्मुनिश्रेष्ठंसुकन्यासहितंस्थितम् ॥ मुनेपितुः प्रसादेनसर्वनोमनसेप्सितम् ॥ ५१ ॥ उत्कंठासोमपानस्यवर्ततेनौसुरैःसह ॥ भिषजावितिदेवेननिषिद्धौचमसग्रहे ॥ ५२ ॥

नहीं करते ॥ ४७ ॥ उनको धिक्कार है विशेषकर वह पुरुष पृथ्वीमे सदा ऋणी होते हैं. अतएव आप इस समय जो इच्छा करैं मेरी वही देनेकी इच्छा है ॥ ४८ ॥ हे दोनो देवताओ ! आप जिसकी इच्छा करैं यह यदि देवता अथवा असुरोको भी दुर्लभ हो तोभी नवीन देहका ऋण छुडानेके लिये मै वही आपको दूंग ॥ ४९ ॥ मै आपके सत्कार्यसे परमपरितुष्ट हुआ हूं अतएव तुम मनका अभिलाष कहो. उन्होंने मुनिवर च्यवनके इसप्रकार वचन सुन परस्पर परामर्श की ॥ ५० ॥ फिर सुकन्याके सहित एकत्र बैठे हुए मुनिवर च्यवनसे कहा हे महर्षे ! पिताके अनुग्रहसे हमने अभिलाषित सम्पूर्ण वस्तु प्राप्त की है तथापि देवताओंके सहित एकत्र सोमपान अतिदुर्लभ जानकर उसमेंही बलवती हमारी इच्छा रहती है ॥ ५१ ॥ कनकाचलमें ब्रह्माके विस्तीर्ण यज्ञकालके समय सुरराज

इन्द्रने भिषक् कहकर हमको सोमपान करनेसे निषेध किया है ॥५२॥ अतएव हे धर्मज्ञ तापसवर ! आप यदि अनुग्रहपूर्वक यह कार्य करनेमें समर्थ हों तो हमारा अत्यन्त प्रिय और अभिलषितकार्य साधन कीजिये ॥५३॥ हे ब्रह्मन् ! आप वांछित सब विषय जानसक्ते है इस समय हमको देवताओंके सहित सोमपायी कीजिये हमको यह पिपासा अत्यन्त बलवती रहती है आप वह देकर तृप्त करसक्ते हैं इसी कारण आपसे निवेदन किया ॥५४॥ दोनों अश्विनीकुमारोंका यह वचन सुनकर महर्षि च्यवन प्रीतिसहित उनसे अतिकोमल वचन कहनेलगे॥५५॥हे सुरद्वय ! मैं अन्धा जरातुर वृद्ध था किन्तु आपके अनुग्रहसे रूपवान् पुरुष हुआ हूं विशेष कर आपकी ही कृपासे फिर भार्या प्राप्त हुई है॥५६॥अतएव देवराज इन्द्रके सामने प्रीतिसहित आपको सोमपायी करूंगा यह मैं सत्य कहता हूं॥५७॥ अमितद्युति महाराज शर्यातिके यज्ञमें तुम्हारा अभिलाष पूरा होगा. वह दोनों अश्विनीकुमार मुनिवरके यह वचन सुन परम सन्तुष्ट हो॥५८॥सुरलोकको चलेगये और

शक्रेणवितितेयज्ञेब्रह्मणःकनकाचले॥तस्मात्त्वमपिधर्मज्ञयदिशक्तोसितापस ॥५३॥ कार्यमेतद्धिकर्तव्यंवांछितनौसुसंमतम् ॥ एतद्विज्ञायवाब्रह्मन्कुरुवांसोमपायिनौ ॥ ५४ ॥ पिपासाऽस्तिसुदुष्प्रापात्वत्तःसमुपयास्यति ॥ च्यवनस्तुतयोःप्राहतच्छ्रुत्वावचनंमृदु ॥ ५५ ॥ यदहंरूपसंपन्नोवयसाचसमन्वितः ॥ कृतोभवद्भ्यांवृद्धःसन्भार्यांचप्राप्तवानिति ॥ ५६ ॥ तस्माद्युवांकरिष्यामिप्रीत्याऽहंसोमपायिनौ ॥ मिषतोदेवराजस्यसत्यमेतद्ब्रवीम्यहम् ॥ ५७ ॥ राज्ञस्तुवितितेयज्ञेशर्यातेरमितद्युतेः ॥ इत्याकर्ण्यवचोहृष्टौतौदिवंप्रतिजग्मतुः ॥ ५८ ॥ च्यवनस्तांगृहीत्वातुजगामाश्रममंडलम् ॥५९ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेपञ्चमोध्यायः ॥५॥ जनमेजयउवाच ॥ च्यवनेनकथंवैद्यौतौकृतौसोमपायिनौ ॥ वचनंचकथंसत्यंजाततस्यमहात्मनः ॥ १ ॥मानुषस्यबलंकीदृग्देवराजबलंप्रति ॥ निषिद्धौभिषजौतेनकृतौतौसोमपायिनौ ॥ २ ॥ धर्मनिष्ठौतदाश्चर्यविस्तरेणवदप्रभो ॥ चरितंच्यवनस्याद्यश्रोतुकामोऽस्मिसर्वथा ॥ ३ ॥ व्यासउवाच ॥ निशामयमहाराजचरितंपरमाद्भुतम् ॥ च्यवनस्यमखेतस्मिञ्छर्यातेर्भुविभारत ॥ ४ ॥

मुनिवर च्यवनभी उस कन्याको ले अपने आश्रममें आये ॥ ५९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ जनमेजयने कहा हे मुनिवर ! महर्षि च्यवनने उन दोनो देवताओंको किसप्रकार सोमपानमें अधिकारी किया था ! अथवा उन महात्मा मुनिवरका वचन किस प्रकार सत्य हुआ था ? ॥१॥ देवराज इन्द्रके बलके निकट मनुष्यका बल अतिसामान्य है इसपरभी इन्द्रके निषेधकरनेपर उन्होने उन दोनो देववैद्योको सोमपानमे अधिकार प्रदान किया था॥२॥यह अत्यन्त आश्चर्यका विषय है । अतएव हे धर्मनिरत । हे प्रभो ! इससमय आप च्यवन महर्षिका चरित्र विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये इसको श्रवण करनेके लिये मेरी अत्यन्त इच्छा है ॥३॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! पृथ्वीपर राजा शर्यातिके उस वीस्तीर्ण यज्ञमें च्यवन ऋषिने अत्यन्त

अद्भुत कार्य किया था. हे भारत ! मैं उनका वही परम अद्भुतचरित्र वर्णन करता हूं सावधान होकर उसको सुनिये ॥ ४ ॥ देवताकी समान तेजयुक्त महर्षि च्यवन देवकन्याओकी समान उस सुन्दरी सुकन्याको पायकर परमप्रीति एवं प्रसन्न चित्तसे उसके संग विहार करने लगे॥ ५ ॥अनन्तर एक समय राजा शर्यातिकी प्रियतम भार्या कन्याकी चिन्ता कर अत्यन्त कातर हो कम्पायमान शरीरसे रोदन करते करते अपने पतिसे कहने लगी ॥ ६ ॥ हे राजन् ! आपने अन्धे मुनि च्यवनको कन्या दान की किन्तु वह वनवासिनी कन्या जीवित है अथवा मरगई विशेषकर उसे एकवार खोजना आपको उचित है ॥ ७ ॥ हे नाथ ! वह सुन्दरी कन्या ऐसे अन्धे पतिको पायकर क्या करती है ? उसको देखनेके लिये आप उन मुनिवरके आश्रममे अभी जाइये ॥ ८ ॥ हे राजर्षे ! कन्याका दुःख विचार कर मेरा हृदय सर्वदा दुःखानलमें दग्ध होता है वह विशाललोचना तपस्याके क्लेशसे अवश्यही क्षीणाङ्गी होगई होगी अतएव सुकन्याको शीघ्र मेरे निकट लाओ ॥ ९ ॥ जरातुर

सुकन्यांसुंदरींप्राप्यच्यवनःसुरसन्निभः ॥ विजहारप्रसन्नात्मादेवकन्यामिवाऽमरः ॥ ५ ॥ कदाचिदथशर्यातिभार्याचिंतातुराभृशम् ॥ पतिंप्राहवेपमानावचनंरुदतीप्रिया ॥ ६ ॥ राजन्पुत्रीत्वयादत्तामुनयेंधायकानने ॥ मृताजीवतिवासातुद्रष्टव्यासर्वथात्वया ॥७॥ गच्छनाथमुनेस्तावदाश्रमंद्रष्टुमादरात् ॥ किंकरोतिसुकन्यासाप्राप्यनाथंतथाविधम् ॥ ८ ॥ पुत्रीदुःखेनराजर्षेदग्धास्मिसर्वथाहृदि ॥ तामानयविशालाक्षींतपःक्षामांमदंतिके ॥ ९ ॥पश्यामिसर्वथापुत्रींकृशांगींवल्कलावृताम् ॥ अंधंपतिंसमासाद्यदुःखभाजंकृशोदरीम् ॥१०॥ शर्यातिरुवाच ॥ गच्छामोऽद्यविशालाक्षिसुकन्यांद्रष्टुमादरात् ॥ प्रियपुत्रींवरारोहेमुनिंतंसंशितव्रतम् ॥ ११ ॥ व्यासउवाच ॥ एवमुक्त्वातुशर्यातिःकामिनींशोकसंकुलाम् ॥ जगामरथमारुह्यत्वरितश्चाऽऽश्रमंमुनेः॥ १२ ॥ गत्वाऽऽश्रमसमीपेतुतमपश्यन्महीपतिः ॥ नवयौवनसंपन्नंदेवपुत्रोपमंमुनिम् ॥ ॥ १३ ॥ तंविलोक्याऽमराकारंविस्मयंनृपतिर्गतः ॥ किंकृतंकुत्सितंकर्मपुत्र्यालोकविगर्हितम् ॥ १४ ॥ निहतोऽसौमुनिर्वृद्धस्त्वनयान्यःपतिःकृतः ॥ कामपीडितयाकामंप्रशांतोऽप्यतिनिर्धनः ॥ १५ ॥

अन्धे पतिको पाय वह सदाही दुःख भोगती है अतएव क्लेशसे कृश और क्षीण होनेकी सम्भावना है सुतरां वल्कल पहरनेवाली कृशोदरी कुमारीको एकवार मेरी देखनेकी इच्छा है ॥ १० ॥ शर्यातिने कहा हे विशालाक्षि ! प्रियतनया सुकन्या और शंसितव्रत उन मुनिवरको देखनेके लिये अभी आदरपूर्वक मै वहां जाता हूं ॥ ११ ॥ व्यासजीने कहा हे राजेन्द्र ! महाराज शर्याति शोकाकुल भार्यासे यह कह रथपर चढ शीघ्र मुनिवर च्यवनके आश्रमकी ओर चले ॥ १२ ॥महीपति शर्यातिने आश्रमके समीप पहुँचकर नवयौवनसम्पन्न देवपुत्रकी समान च्यवनको देखा॥ १३ ॥तब नरपति देवताओंकी समान उनका अंग देखकर अत्यन्त आश्चर्य युक्त हो मनमें चिन्ता करने लगे मेरी इस कन्याने क्या जनसमाजनिन्दनीय कुत्सित कार्य किया है ॥ १४ ॥ वह मुनिवर अत्यन्त शान्तस्वभाव निर्धन और वृद्ध

थे अतएव कन्याने कामशरसे कातर हो उनको मार इच्छानुसार दूसरा पति किया है इसमें सन्देह नहीं ॥ १५ ॥ पुष्पधन्वा कामदेव स्वभावसेही दुःसह है विशेषकर फिर यौवनकालके समय अत्यन्त दुःसह होजाता है अतएव इस कन्याने कामबाणके वशीभूत हो सुमहान मनुके विमलकुलमें घोर कलंक लगाया है॥ १६॥ इस लोकमें जिसकी कन्या खोटे चरित्रोंवाली है उसके जीवनको धिक्कार है. बोध होता है कि, सम्पूर्ण पापोंका दुःख भोगनेके लिये देहीगणोंके कन्या उत्पन्न होती है ॥ १७॥ परन्तु मैने स्वार्थसिद्धिके लिये क्या अनुचित कार्य किया है यत्नसहित उपयुक्त पात्रकोही कन्या दान करना पिताको अवश्य कर्तव्य है किन्तु मैने जान सुनकर भी जरातुर अन्धे तापसको कन्या दान की है॥ १८॥ अतएव मैंने जिस प्रकार कार्य किया है उसके अनुसार फल अवश्यही होगा इसमेंफिर क्या सन्देह है॥ १९॥ मेरी कन्याने कुचारित्र हो पापकार्यका अनुष्ठान किया है अतएव अब यदि इस निमित्त कन्याको मारूं तो अवश्य स्त्रीहत्याजनित पाप मुझको

दुःसहोऽयंपुष्पधन्वाविशेषेणचयौवने ॥ कुलेकलंकःसुमहाननयामानवेकृतः॥ १६॥ धिक्तस्यजीवितंलोकेयस्यपुत्रीहिकुत्सिता ॥ सर्वपापैस्तु दुःखायपुत्रीभवतिदेहिनाम् ॥ १७॥ मयात्वनुचितंकर्मकृतंस्वार्थस्यसिद्धये ॥ वृद्धायांधाययादत्तापुत्रीसर्वात्मनाकिल ॥ १८ ॥ कन्यायोग्या यदातव्यापित्रासर्वात्मनाकिल॥ तादृशंहिफलंप्राप्तंयादृशंवैकृतंमया ॥ १९॥ हन्मिचेदद्यतनयांदुःशीलांपापकारिणीम्॥ स्त्रीहत्यादुस्तरास्यान्मे तथापुत्र्याविशेषतः ॥ २०॥ मनुवंशस्तुविख्यातःसकलंकःकृतोमया ॥ लोकापवादोबलवान्दुस्त्याज्यास्नेहशृंखला॥ २१॥ किंकरोमीतिचिंता ऽधौयदामग्नःसपार्थिवः॥ सुकन्ययातदादैवाद्दृष्टश्चिताकुलःपिता ॥ २२ ॥ सादृष्ट्वातंजगामाऽऽशुसुकन्यापितुरंतिके॥ गत्वापप्रच्छभूपालंप्रेम पूरितमानसा ॥ २३ ॥ किंविचारयसे राजंश्चिताव्याकुलिताननः ॥ उपविष्टंमुनिंवीक्ष्ययुवानमंबुजेक्षणम् ॥ २४ ॥ एह्येहिपुरुषव्याघ्रप्रणम स्वपर्तिमम ॥ माविषादंनृपश्रेष्ठसांप्रतंकुरुमानव ॥ २५ ॥

स्पर्श करेगा विशेषकर इससे मुझको कन्याकी हत्याका भी पाप होगा॥ २०॥ इधर जिसप्रकार लोकापवाद अत्यन्त बलवान् है इसी प्रकार स्नेहशृंखलाभी दुश्छेय है तो इस प्रकार संकटस्थलमें कार्य निर्णय करना मेरी समान मनुष्यकी बुद्धिके अगोचर है. तात्पर्य यह है कि, मुझसेही विख्यात मानववंश कलंकित हुआ ॥ २१॥ राजा शर्याति जब किंकर्तव्यमूढ हो चिन्ता कररहे थे तब सुकन्याने दैवयोगसे उन चिन्तासागरमें डूबेहुए पिताको देखा॥ २२॥ उनको देखकर सुकन्या तत्काल पिताके समीप गई और उनके समीप जाय प्रीतिपूर्ण हृदय हो भूपतिसे पूछा॥ २३॥ हे राजन्! यह जो मुनिवर विराजमान हैं इनका रूप यौवन और कमलके समान सुन्दर नेत्र देखकर आपका मुखमण्डल चिन्तासे मलिन क्यों हुआ है। हे पितः । आप मनमें क्या चिंता करते हैं॥ २४॥ हे पितः! तुमने विख्यात मनुके वंशमे

जन्म ग्रहण किया है विशेपकर आप पुरुषोंमे प्रधान हैं अतएव आपकी समान महात्माओंको सहसा दुःखित होना उचित नहीं है. हे राजेन्द्र।आप शीघ्र आनकर मेरे पतिको प्रणाम कीजिये ॥ २५ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज । कन्याके यह वचन सुन राजा शर्यातिने क्रोधसे अत्यन्त अधीर हो सन्मुखस्थित कन्यासे कहा ॥ ॥ २६ ॥ राजा बोले हे पुत्रि । तापसप्रधान वह जरातुर अन्धे च्यवन मुनि कहां और यह मदोन्मत्त युवा कहां इस विषयका मेरे मनमे महान् सन्देह उपस्थित हुआ है॥२७॥हे पापीयसि । तैंने कुकार्यमें निरत हो क्या मुनिवर च्यवनको मारडाला है रे कुलकलंकिनि । तैंने कामके वशीभूत हो क्या नूतन पति ग्रहण किया है उन मुनिवरको आश्रममें न देखकर मैं इसप्रकार चिन्तासे व्याकुल हुआ हूं ॥ २८ ॥ २९ ॥ रे दुराचारे ! अब महर्षि च्यवनको नहीं देखता किन्तु इस दिव्य पुरुषको देखता हूं अवश्य तेरै कुव्यवहारसेही मैं इसप्रकार चिन्तारूपी समुद्रमें निमग्न हुआ हूं ॥ ३० ॥ तब सुकन्या पिताके वचन सुनकर

व्यासउवाच ॥ इतिपुत्र्यावचःश्रुत्वाशर्यातिःक्रोधपीडितः ॥ प्रोवाचवचनंराजापुरःस्थांतनयांततः ॥ २६ ॥ राजोवाच ॥ क्कमुनिश्च्यवनःपुत्रिवृद्धोंधस्तापसोत्तमः ॥ कोयंयुवामदोन्मत्तःसंदेहोत्रमहान्मम ॥ २७ ॥ मुनिःकिंनिहतःपापेत्वयादुष्कृतकारिणि ॥ नूतनोऽसौपतिःकामात्कृतःकुलविनाशिनि ॥ २८ ॥ सोऽहंचितातुरस्तंनपश्याम्याश्रमसंस्थितम् ॥ किंकृतंदुष्कृतंकर्मकुलटाचरितंकिल ॥ २९ ॥ निमग्नोऽहंदुराचारेशोकाब्धौत्वत्कृतेऽधुना ॥ दृष्ट्वैनंपुरुषंदिव्यमदृष्ट्वाच्यवनंमुनिम् ॥ ३० ॥ विहस्यतमुवाचाऽऽशुसाश्रुत्वावचनंपितुः ॥ गृहीत्वाऽनीयपितरंभर्तुरंतिकमादरात् ॥ ३१ ॥ च्यवनोऽसौमुनिस्तातजामातातेनसंशयः ॥ अश्विभ्यामीदृशःकांतःकृतःकमललोचनः ॥ ॥ ३२ ॥ यदृच्छयाऽत्रसंप्राप्तौनासत्यावाश्रमेमम ॥ ताभ्यांकरुणयानूनंच्यवनस्तादृशःकृतः ॥ ३३ ॥ नाहंतवसुतातातथास्यांपापकारिणी ॥ यथात्वंमन्यसेराजन्विमूढोरूपसंशये ॥३४॥ प्रणमत्वंमुनिंराजन्भार्गवंच्यवनंपितः॥ आपृच्छकारणंसर्वंकथयिष्यतिविस्तरम् ॥३५॥

हँसी और आदरपूर्वक उनको शीघ्र स्वामीके निकट लेजाकर कहा ॥ ३१ ॥ हे तात । यह आपके जामाता च्यवन मुनि हैं इसमें सन्देह नहीं दोनो अश्विनीकुमारोंने दयाके वश होकर इनको ऐसी कमनीय कान्ति और कमलके समान मनोहर नेत्र प्रदान किये है ॥ ३२ ॥ अश्विनीकुमार इच्छानुसार मेरे इस स्थानमें आये थे, उन्होने करुणाके वश हो च्यवनको ऐसा रूपवान् करदिया है इसमें सन्देह नहीं ॥ ३३ ॥ हे राजन् ! आप च्यवनका रूप देखकर संशययुक्त और विमोहित हो "मैंने कुकार्य किया है" इसप्रकार जानते हो. हे तात ! आप जानिये कि, मै आपकी पापकारिणी कन्या नहीं हूं ॥ ३४ ॥ हे पितः ! आप भृगुनन्दन च्यवन मुनिको प्रणाम कीजिये हे राजन् ! आपके उनसे इसका कारण पूछनेपर वह आपसे आनुपूर्वीसे सम्पूर्ण वृत्तान्त विस्तारसहित वर्णन करेंगे ॥ ३५॥

राजा शर्याति, कन्याके इसप्रकार वचन सुन तत्काल मुनिवरके समीप जाय उनको प्रणामकर आदरपूर्वक पूछने लगे ॥ ३६ ॥ राजा शर्याति बोले हे भृगुनन्दन ! आपको किसप्रकार ऐसे दोनों नेत्र प्राप्त हुए अथवा आपका बुढापा कहां चलागया आप शीघ्र अपना आनुपूर्विक वृत्तान्त वर्णन कीजिये ॥ ३७ ॥ हे ब्रह्मन् ! आपका अत्यन्त सुन्दररूप देखकर मुझको महान् संशय उपस्थित हुआ है अतएव आप अपना विवरण विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये मैं उसको सुनकर अत्यन्त सुखी हूंगा इसमें सन्देह नहीं ॥ ३८ ॥ च्यवन मुनि बोले हे नृपसत्तम ! देववैद्य दोनो अश्विनीकुमार कार्यवश इस स्थानमें आये थे उन्होंने कृपाके वशीभूत होकर मेरा यही उपकार किया है ॥ ३९ ॥ उसी उपकारके कारण मैंने उनको वर दिया है कि, राजा शर्यातिके अग्निष्टोम यज्ञमें आपको सोमपायी करूंगा ॥ ४० ॥ इसप्रकार मुझको विमलनेत्र और अभिनवयौवन प्राप्त हुआ है अतएव हे महाराज ! आप सावधान होकर पवित्र यज्ञीय आसनपर विराजमान

इतिश्रुत्वावचःपुत्र्याःशर्यातिस्त्वरितस्तदा ॥ प्रणनाममुनिंतत्रगत्वापप्रच्छसादरम् ॥ ३६ ॥ राजोवाच ॥ कथयस्वस्ववृत्तांतंभागवाऽ
शुयथोचितम् ॥ नयनेचकथंप्राप्तेक्वगतातेजरापुनः ॥ ३७ ॥ संशयोऽयंमहान्मेऽस्तिरूपंदृष्ट्वाऽतिसुंदरम् ॥ वदविस्तरतोब्रह्मञ्छ्रुत्वाऽहं
सुखमाप्नुयाम् ॥ ३८ ॥ च्यवनउवाच ॥ नासत्यावत्रसंप्राप्तौदेवानांभिषजावुभौ ॥ उपकारःकृतस्ताभ्यांकृपयानृपसत्तम ॥ ३९ ॥ मयाता
भ्यांवरोदत्तउपकारस्यहेतवे ॥ करिष्यामिमखेराज्ञोभवंतौसोमपायिनौ ॥ ४० ॥ एवंमयावयःप्राप्तंलोचनेविमलेतथा ॥ स्वस्थोभवमहाराज
संविशस्वाऽऽसनेशुभे ॥ ४१ ॥ इत्युक्तःसतुविप्रेणसभार्यःपृथिवीपतिः ॥ सुखोपविष्टःकल्याणीःकथाश्चक्रेमहात्मना ॥ ४२ ॥ अथैनंभार्ग
वःप्राहराजानंपरिसांत्वयन् ॥ याजयिष्यामिराजंस्त्वांसंभारानुपकल्पय ॥ ४३ ॥ मयाप्रतिश्रुतंताभ्यांकर्तव्यौसोमपौयुवाम् ॥ तत्कर्तव्यंनृ
पश्रेष्ठतवयज्ञेऽतिविस्तरे ॥ ४४ ॥ इंद्रंनिवारयिष्यामिकुद्धंतेजोबलेनवै ॥ पाययिष्यामिराजेंद्रसोमंसोममखेतव ॥ ४५ ॥ ततःपरमसंतुष्टःश
र्यातिःपृथिवीपतिः ॥ च्यवनस्यमहाराजतद्वाक्यंप्रत्यपूजयत् ॥ ४६ ॥

हूजिये ॥ ४१ ॥ विप्रवर च्यवनमुनिके इस प्रकार कहनेपर फिर पृथ्वीपति शर्याति और उनकी प्रियतमा महिषी परमसुखसे विराजमान हुए और उन महानुभाव मुनिवरके संग कल्याणकर कथोपकथन करनेलगे ॥ ४२ ॥ अनन्तर भार्गवश्रेष्ठ च्यवन राजाको भलीप्रकार समझाकर कहने लगे हे राजन् ! मै आपका यज्ञकार्य सम्पादन करूंगा अतएव आप यज्ञीय सामग्री सम्भार आयोजन कीजिये ॥ ४३ ॥ मै दोनों अश्विनीकुमारोके निकट प्रतिज्ञा करचुकाहूं कि, तुमको अवश्य सोमपायी करूंगा, अतएव हे नृपवर ! आपके विस्तीर्ण यज्ञमें मुझको यह कार्य सम्पन्न करना होगा ॥ ४४ ॥ हे राजेन्द्र ! इन्द्रके कुपित होनेपरभी मैं तपोबलके प्रभावसे उनको निवारण कर आपके अग्निष्टोम यज्ञमें उनको सोमपान कराऊंगा ॥ ४५ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! तदनन्तर पृथ्वीमति शर्याति परमसन्तुष्ट हो च्यवन मुनिके उन वचनोंका अनुमोदन करने लगे ॥ ४६ ॥

राजा च्यवनका सन्मान देखकर अत्यन्त प्रसन्नमनसे भार्य्याके सहित मुनिवरकी बात कहते कहते नगरकी ओर चले ॥ ४७ ॥ उन राजाके किसी अभिलषित धनरत्नादिकी कमी नहीं थी अतएव मुनिवरकी आज्ञानुसार उन्होने यज्ञ करनेके श्रेष्ठ दिनमे अत्युत्तम यज्ञभूमि प्रस्तुत कराई ॥४८॥ अन्तमें भृगुनन्दन च्यवनने वसिष्ठइत्यादि पूज्यपाद मुनियोंको बुलाकर पृथ्वीपति शर्यातिको उस यज्ञमें दीक्षित किया ॥४९॥ वह विस्तृतयज्ञ आरम्भ होनेपर इन्द्रादि देवतालोग और दोनों अश्विनीकुमार सोमपान करनेके लिये उस स्थलमें आये ॥ ५० ॥ किन्तु इन्द्र उस यज्ञमण्डपमें दोनों अश्विनीकुमारोंको देखकर शंकित हो सम्पूर्ण देवताओंसे पूछनेलगे यह किस कारणसे इस स्थानमें उपस्थित हुए है ? ॥ ५१ ॥ यह चिकित्सक हैं अतएव कभी सोमपानके योग्य पात्र नहीं हैं तब कौन पुरुष इस

संमान्यच्यवनंराजाजगामनगरंप्रति॥सभार्यश्चाऽतिसंतुष्टःकुर्वन्वार्तामुनेःकिल ॥४७॥ प्रशस्तेऽहनियज्ञीयेसर्वकामसमृद्धिमान्॥ कारयामास शर्यातिर्यज्ञायतनमुत्तमम् ॥ ४८ ॥ समानीयमुनीन्पूज्यान्वसिष्ठप्रमुखानसौ ॥ भार्गवोयाजयामासच्यवनःपृथिवीपतिम्॥४९॥वितततेतुतथा यज्ञेदेवाःसर्वेसवासवाः ॥ आजग्मुश्चाऽश्विनौतत्रसोमार्थमुपजग्मतुः ॥ ५० ॥ इंद्रस्तुशंकितस्तत्रवीक्ष्यतावश्विनावुभौ ॥ पप्रच्छचसुरान्सर्वा न्किमेतौसमुपागतौ॥५१॥चिकित्सकौनसोमार्हौकेनाऽनीताविहेतिच॥नाऽब्रुवन्नमरास्तत्रराज्ञस्तुवितततेमखे ॥५२॥ अगृह्णाच्च्यवनःसोममश्वि नोर्देवयोस्तदा॥ शक्रस्तंवारयामासमागृहाणैतयोर्ग्रहम् ॥५३॥ तमाहच्यवनस्तत्रकथमेतौरवेःसुतौ ॥ नग्रहार्हौचनासत्यौब्रूहिसत्यंशचीपते ॥ ५४ ॥ नसंकरौसमुत्पन्नौधर्मपत्नीसुतौरवेः ॥ केनदोषेणदेवेंद्रनार्हौसोमंभिषग्वरौ ॥ ५५ ॥ निर्णयोऽत्रमखेशक्रकर्तव्यःसर्वदैवतैः ॥ ग्राहयि ष्याम्यहंसोमंकृतौतौसोमपौमया ॥ ५६ ॥

विस्तृत अग्निष्टोम यज्ञमे इनको लाया है ? देवताओंने तिसकाल राजाके सुविस्तृत यज्ञस्थलमे देवराज इन्द्रको उस वचनका कुछ उत्तर न दिया ॥ ५२ ॥ तब च्यवनमुनिने दोनों अश्विनीकुमारोंको देनेके लिये जिस समय सोमग्रहण किया तिसी समय इन्द्रने उनको निवारण करके कहा पहलेसेही इनका यज्ञभागमें अधिकार निषिद्ध है अतएव इनके लिये सोमग्रह ग्रहण न कीजिये ॥ ५३ ॥ च्यवन बोले हे शचीपते ! यह सूर्यके पुत्र है तो यह अश्विनीकुमार किस लिये सोमग्रहण करनेके उपयुक्त नहीं हैं आप यह सत्य कहिये ॥ ५४ ॥ यह सङ्करजातीय नहीं है सूर्य देवकी धर्मपत्नीके गर्भसे जन्म ग्रहणकिये हैं. हे देवेन्द्र ! तो यह भिषग्वर किस दोषसे सोमपान नही करसकेंगे ? यह आप कहिये ॥ ५५ ॥ हे शक्र ! सम्पूर्ण देवतालोग मिलकर इस यज्ञमें इस विषयका निर्णय कीजिये.

हे भगवन्! मैंने इनको सोमपायी करनेकी प्रतिज्ञा की है॥ ५६ ॥ अतएव अपना वचन पालन करनेके लिये राजाको यज्ञमें दीक्षित किया है सुतरां इस यज्ञमें मैं इनको सोमग्रहण कराकर अपने सत्यको पालन करूंगा इसमें सन्देह नहीं है ॥ ५७ ॥ हे शक्र! इन्होंने मुझको नवीन अवस्था और नेत्र प्रदान करके विशेष उपकार किया है अतएव मैं यथाशक्ति इनका प्रत्युपकार करूंगा ॥ ५८ ॥ इन्द्रने कहा देवताओंने इन दोनों अश्विनीकुमारोंको चिकित्सक कार्यमें नियुक्त किया है इसीकारणसे यह देवसमाजमें निन्दनीय है सुतरां यह सोमपान करनेके उपयुक्त नहीं हैं अतएव आप इनके लिये सोमपानग्रह ग्रहण न कीजिये ॥ ५९ ॥ च्यवनमुनि बोले हे इन्द्र! तुम अहल्याके जार होकर क्यों इतना निरर्थक कोप प्रकाश करते हो तुमने विश्वासघातकतापूर्वक वृत्रासुरको मारा है तुम्हारी समान पापात्माके वचनसे सूर्यात्मज अश्विनीकुमार सोमपान न करैं यह कभी सम्भव नहीं होसक्ता ॥ ६० ॥ हे भूप! इसप्रकार विवाद उपस्थित होनेपर उनसे कोई भी कुछ नहीं कहेगा तिससमय तिग्म तेजा भार्गवने अपने तपोबलसे उनको सोमग्रहण कराई ॥ ६१ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ ॥ ॥

प्रेरितोऽसौमयाराजामखायमघवन्किल ॥ एतदर्थंकरिष्यामिसत्यंमेवचनंविभो ॥ ५७ ॥ आभ्यामुपकृतंशक्रतथादत्तंनवंवयः ॥ तस्मात्प्रत्युपकारस्तुकर्तव्यःसर्वथामया ॥ ५८ ॥ इंद्रउवाच ॥ चिकित्सकौकृतावेतौनासत्यौनिंदितौसुरैः ॥ उभावेतौनसोमार्हौमागृहाणैतयोर्ग्रहम् ॥ ५९ ॥ च्यवनउवाच ॥ अहल्याजारसंयच्छकोपंचाऽद्यनिरर्थकम् ॥ वृत्रघ्नकिंहितौसत्यौनसोमार्हौसुरात्मजौ ॥ ६० ॥ एवंविवादेसमुपस्थितेचनकोऽपिवाचंतमुवाचभूप ॥ ग्रहंतयोर्भार्गवतिग्मतेजाःसंग्राहयामासतपोबलेन ॥ ६१ ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेषष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ व्यासउवाच ॥ दत्तेग्रहेतुराजेंद्रवासवःकुपितोभृशम् ॥ प्रोवाचच्यवनंतत्रदर्शयन्बलमात्मनः ॥ १ ॥ माब्रह्मबंधोमर्यादामिमांत्वंकर्तुमर्हसि ॥ वधिष्यामिद्विषंतंत्वांविश्वरूपमिवाऽपरम् ॥ २ ॥ च्यवनउवाच ॥ मावमंस्थामहात्मानौरूपद्रविणवर्चसा ॥ यौचक्रतुर्मामघवन्वृंदारकमिवाऽपरम् ॥ ३ ॥ ऋतेत्वांविबुधाश्चाऽन्येकथंवाऽऽददतेग्रहम् ॥ अश्विनावपिदेवेंद्रदेवौविद्धिपरंतपौ ॥ ४ ॥

व्यासजीने कहा हे राजेन्द्र! जब दोनों अश्विनीकुमारोंको सोमपूर्णपात्र दियागया तब इन्द्रने अत्यन्त क्रोधित हो अपना बलप्रदर्शनपूर्वक मुनिवर च्यवनसे कहा ॥ १ ॥ हे ब्रह्मबन्धो! तुम कभी इनको ऐसा सन्मान स्थापन करनेमें समर्थ नहीं होगे तुम जब मेरे प्रतिविद्वेष प्रकाश करते हो तब निश्चयही विश्वरूपकी समान तुम्हारा वध करूंगा ॥ २ ॥ च्यवनमुनि बोले हे मघवन्! जिन्होने रूपलावण्य और तेज प्रदान करके मुझे साक्षात देवमूर्तिकी समान मनोहर किया है तुम उन दोनों महात्माओंका अपमान मत करो ॥ ३ ॥ हे देवेन्द्र! जब अन्य समस्तदेवता तुमको छोडकर सोमपात्र ग्रहण करते हैं तब ऐसे महाप्रभावयुक्त देव दोनों अश्विनीकुमार भी

अवश्य इसको ग्रहण करसक्के हैं॥ ४ ॥इन्द्रने कहा यह भिषक है इसकारण यज्ञमें सोमपात्र ग्रहण करनेके किसीप्रकार अधिकारी नहीं होगे. हे दुर्मते ! यदि तुम इनको सोमपात्र प्रदानकरनेकी इच्छा करते हो तो मै अभी तुम्हारा शिर काट डालूंगा ॥ ५॥ व्यासजी बोले हे भारतभूषण ! भार्गवने इन्द्रके इन वचनोंका निरादर करके तथा उनको अत्यन्त तिरस्कारपूर्वक दोनों अश्विनीकुमारोंको सोमग्रहण कराया ॥६॥ सोमपानकी इच्छासे जब उन्होने सोमपात्र ग्रहण किया तब बलभित् इन्द्रने उनको देखकर यह वचन कहा॥ ७॥अपने प्रयोजनसे तुम यदि इनको स्वयं सोमग्रहण कराओगे तो विश्वरूपकी समान तुम्हारे मस्तकपर आयुध वज्र प्रहार करूंगा ॥ ८ ॥ अत्यन्त गर्वित भार्गवमुनि इन्द्रके यह वचन सुन महाक्रोधित हुए और विधिपूर्वक दोनो अश्विनीकुमारोंको सोमग्रहण कराया ॥ ९ ॥ इन्द्रनेभी क्रो-

इंद्रउवाच ॥ भिषजौनाऽर्हतःकामंग्रहंयज्ञेकथंचन ॥ यदिदित्ससिमंदात्मञ्शिरश्छेत्स्यामिसांप्रतम् ॥५॥ व्यासउवाच ॥अनादृत्यतुतद्वाक्यं वासवस्यचभार्गवः ॥ ग्रहंतुग्राहयामासभर्त्सयन्निवतंभृशम् ॥६ ॥ सोमपात्रंयदाताभ्यांगृहीतंतुपिपासया ॥ समीक्ष्यबलभिदेवइदंवचनमब्रवीत्॥७॥आभ्यामर्थायसोमंत्वंग्राहयिष्यसिचेत्स्वयम् ॥ वज्रंतुप्रहरिष्यामिविश्वरूपमिवाऽपरम्॥८॥वासवेनैवमुक्तस्तुभार्गवश्चाऽतिगर्वितः ॥ जग्राहविधिवत्सोममश्विभ्यामतिमन्युमान् ॥ ९॥ इंद्रोऽपिप्राक्षिपत्कोपाद्वज्रमस्मैस्वमायुधम् ॥ पश्यतांसर्वदेवानांसूर्यकोटिसमप्रभम् ॥१०॥ प्रेरितंचाऽशनिंप्रेक्ष्यच्यवनस्तपसाततः॥ स्तंभयामासवज्रंसशक्रस्याऽमिततेजसः ॥११॥ कृत्ययासमहाबाहुरिंद्रंहंतुमिहोद्यतः ॥ जुहावाऽग्नौ शृतंहव्यंमंत्रेणमुनिसत्तमः ॥ १२ ॥ तत्रकृत्यासमुत्पन्नाच्यवनस्यतपोबलात् ॥ प्रबलःपुरुषःक्रूरोबृहत्कायोमहासुरः ॥ १३ ॥ मदोनाममहाघोरोभयदःप्राणिनामिह ॥ शरीरेपर्वताकारस्तीक्ष्णदंष्ट्रोभयानकः ॥ १४ ॥

धसे सम्पूर्ण देवताओंके सामने उनके ऊपर अपना प्रधान वज्र चलाया तब उस आयुधकी करोड सूर्यके समान प्रभा प्रकाशित होने लगी ॥१०॥ तब महर्षि च्यवनने वज्रको चलाताहुआ देखकर तपके प्रभावसे अमिततेजा इन्द्रके वज्रको स्तम्भित करदिया ॥११॥ तब महाबाहु मुनिवर अभिचार क्रियाद्वारा इन्द्रको संहार करनकी इच्छासे पक्कहव्य मंत्रपूत करके अग्निमे आहुति प्रदान करनेलगे ॥१२॥ अमिततेजा मुनिवर च्यवनके तपोबलद्वारा उस अग्निकुंडसे कृत्या उत्पन्न हुई उस कृत्यासे प्रबल पराक्रमी पुरुषाकार क्रूरस्वभाव विशालशरीरवाला एक महान् असुर उत्पन्न हुआ ॥ १३ ॥ वह महाघोर मदनामक असुर इस लोकमें प्राणयोंको भयदायक था उसका शरीर पर्वतके समान बडा सम्पूर्ण दांत तीक्ष्ण और भयानक थे उनमें चार दॉत शतयोजन चौडे और अन्य दॉत दशयोजन

विस्तीर्ण थे ॥ १४ ॥ १५ ॥ और उसके दोनों बाहु पर्वतकी समान दीर्घ और घोरदर्शन थे जिह्वा भीषण कर्कश और इतनी बडी थी कि नभोमण्डलको स्पर्श करने लगी॥ १६ ॥ उसकी ग्रीवा पर्वतके शिखरकी समान कठिन और अत्यन्त भीषणाकार थी नख सब व्याघ्रके नखकी समान और केशसमूह अत्यन्त भीषण थे॥ १७॥ उसका शरीर कज्जलकी समान कृष्णवर्ण तथा मुखमण्डल हिकटाकार और भयानक था दोनों नेत्र अग्निकी समान उज्ज्वल और अत्यन्त भयानक थे ॥ १८॥ उसकी एक हनु ठोडी पृथ्वीमें और दूसरे स्वर्गको स्पर्श कररही थी इस प्रकार बृहत्काय मदनामक असुर उत्पन्न हुआ ॥ १९ ॥ सम्पूर्ण देवतालोग उसको देख कर सहसा भीत होगये इन्द्रने भी उसको देखकर भीतहो फिर युद्धकरनेकी इच्छा न की ॥ २० ॥ दैत्यभी इच्छानुसार इन्द्रके उस वज्रको मुखमें डालकर नभो

चतस्रश्चाऽऽयतादंष्ट्रायोजनानांशतंशतम् ॥ इतरेत्वस्यदशनाबभूवुर्दशयोजनाः ॥१५॥ बाहूपर्वतसंकाशावायतौक्रूरदर्शनौ ॥ जिह्वातुभीषणा क्रूरालेलिहानानभस्तलम् ॥ १६ ॥ ग्रीवातुगिरिशृंगाभाकठिनाभीषणाभृशम् ॥ नखाव्याघ्रनखप्रख्याःकेशाश्चाऽतीवभीषणाः ॥१७॥ शरीरंकज्जलाभंचतस्यचाऽऽस्यंभयानकम् ॥ नेत्रेदावानलप्रख्येभीषणेऽतिभयानके ॥ १८ ॥ हनुरेकास्थितातस्यभूमावेकादिवंगता ॥ एवंविधःसमुत्पन्नोमदोनामबृहत्तनुः ॥ १९ ॥ तंविलोक्यसुराःसर्वेभयमाजग्मुरंहसा ॥ इंद्रोपिभयसंत्रस्तोयुद्धायनमनोदधे ॥ २० ॥ दैत्योऽपिवदनेकामंवज्रमादायसंस्थितः॥ व्यात्तंनभोघोरदंष्ट्रैर्ग्रसन्निवजगत्त्रयम् ॥ २१ ॥ सभक्षयिष्यन्संक्रुद्धःशतक्रतुमुपाद्रवत् ॥ चुक्रुशुश्चसुराःसर्वेहाहताःस्मेतिसंस्थिताः ॥ २२ ॥ इंद्रःस्तंभितबाहुस्तुमुमुक्षुर्वज्रमंतिकात् ॥ नशशाकपविंतस्मिन्प्रहर्तुंपाकशासनः ॥ २३ ॥ वज्रहस्तःसुरेशानस्तंवीक्ष्यकालसन्निभम् ॥ सस्मारमनसातत्रगुरुंसमयकोविदम् ॥ २४ ॥ स्मरणादाजगामाशुबृहस्पतिरुदारधीः ॥ गुरुस्ततसमयंदृष्ट्वाविपत्तिसदृशंमहत् ॥ २५ ॥ विचार्यमनसाकृत्यंतमुवाचशचीपतिम् ॥ दुःसाध्योऽयंमहामंत्रैस्त्वयंवज्रेणवासव ॥ २६ ॥ असुरोमदसंज्ञस्तुयज्ञकुंडात्समुत्थितः ॥ तपोबलमृषेःसम्यक्च्यवनस्यमहाबलः ॥ २७ ॥

मण्डलको देखताहुआ जगत्को एकवारही ग्रास करनेके लिये खडा हुआ ॥ २१ ॥ वह अत्यन्त क्रोधित होकर इन्द्रको भक्षण करनेके लिये दौडा यह देखकर वहां स्थित देवता " हम मरे " यह कहकर चीत्कार करने लगे ॥२२॥ दोनों बाहुओंके स्तम्भित होजानेसे पाकशासन इन्द्र वज्र चलानेकी इच्छा करकेभी किसी प्रकार उसको प्रहार न करसके ॥२३॥ तब वज्रहस्त सुरपतिने कालकी समान असुरको देखकर समयके जाननेवाले गुरुको मनमें स्मरण किया ॥ २४॥ उदार बुद्धि बृहस्पतिजी महत् विपत्तिका समय जानकर तत्काल स्मरण करतेही आये ॥२५॥ तब कर्तव्य कार्य्य मनमें विचारकर उन्होंने शचीपति इन्द्रसे कहा हे वासव ! इसका वज्रसे निवारित होना तो दूर रहे बरन् इसको महामंत्रके बलसेभी निवारण करना कठिन है॥ २६ ॥ यह महाबलवान् मदनामक असुर च्यवन ऋषिके

तपोबलप्रभावद्वारा यज्ञकुण्डसे निकला है इसमें महर्षि प्रभूत तपोवीर्य्य प्रकाशित हुआ है॥ २७॥ हे देवेश !इस शत्रुको तुम मैं अथवा देवता कोई भी निवारण कर
नेमें समर्थ नहीं होगा अतएव तुम महात्मा च्यवनकी शरणागत होओ॥ २८॥ जोपुरुष पराशक्तिका भक्त है उसके कोपको दूसरेकी तो बात क्या हैं ब्रह्माजीभीनिवा
रण नहीं करसक्ते च्यवनमुनि पराशक्तिके भक्त हैं इस कारण दूसरा कोई उनको निवारण करनेमें कभी समर्थ नहीं होगा.वेही निजकृत कृत्याको निवारण करेंगे इसमें
सन्देह नहीं॥२९ ॥व्यासजी बोले हे महाराज!इन्द्र गुरुका यह उपदेश सुनकर फिर मुनिके समीप गये और डरसहित मस्तक झुकाय उनको प्रणाम कर कहने
लगे ॥ ३० ॥ हे मुनिवर ! मुझको क्षमा करके देवताओंके विनाशमे उद्यत उस असुरको निवारण कीजिये. हे सर्वज्ञ ! आप प्रसन्न हूजिये मैं आपका वचन प्रति
पालन करता हूं ॥३१॥ हे भार्गव ! अवसे यह अश्विनीकुमार सोमपानके अधिकारी हुये यह आपसे सत्य कहता हूं. हे विप्र ! आप मेरेप्रति प्रसन्न हूजिये
अनिवार्योह्ययंशत्रुस्त्वयादेवैस्तथामया ॥ शरणंयाहिदेवेशच्यवनस्यमहात्मनः ॥ २८॥ सनिवारयितानूनंकृत्यामात्मकृतांकिल ॥ ननिवा
रयितुंशक्ताःशक्तिभक्तरुषंक्वचित् ॥२९ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तोगुरुणाशक्रस्तदागच्छन्मुनिंप्रति ॥ प्रणम्यशिरसानम्रस्तमुवाचभयान्वि
तः ॥ ३० ॥ क्षमस्वमुनिशार्दूलशमयाऽसुरमुद्यतम् ॥ प्रसन्नोभवसर्वज्ञवचनंतेकरोम्यहम् ॥ ३१ ॥ सोमार्हावश्विनावेतावद्यप्रभृतिभार्गव ॥
भविष्यतःसत्यमेतद्वचोविप्रप्रसीदमे ॥ ३२ ॥ मिथ्यातेनोद्यमोह्येषभवत्वेवतपोधन ॥ जानेत्वमपिधर्मज्ञमिथ्यानैवकरिष्यसि ॥ ३३ ॥ सोम
पावश्विनावेतौत्वत्कृतौचसदैवहि ॥ भविष्यतश्चशर्यातेःकीर्तिस्तुविपुलाभवेत् ॥ ३४ ॥ मयायद्धिकृतंकर्मसर्वथामुनिसत्तम ॥ परीक्षार्थंतुविज्ञे
यंतववीर्यप्रकाशनम्॥३५॥ प्रसादंकुरुमेब्रह्मन्मदंसंहरचोत्थितम् ॥ कल्याणंसर्वदेवानांतथाभूयोविधीयताम् ॥३६॥ एवमुक्तस्तुशक्रेणच्यवनः
परमार्थवित्॥संजहारततःकोपंसमुत्पन्नंविरोधजम् ॥३७॥ देवमाश्वास्यसंविग्नंभार्गवस्तुमदंततः ॥ व्यभजत्स्त्रीषुपानेषुद्यूतेषुमृगयासुच ॥३८॥
॥ ३२ ॥ हे तपोधन ! आपका यह उद्यम कभी निष्फल नहीं होगा विशेषकर मै आपको धर्मज्ञ जानता हूं अतएव आप अपने वचन कभी मिथ्या नहीं करेंगे
॥ ३३ ॥ यह अश्विनीकुमार आपकी कृपासे सदाही सोमपायी होंगे और राजा शर्यातिकी कीर्तिकी भी सीमा नहीं रहेगी ॥ ३४ ॥ हे मुनिसत्तम ! आप यह
निश्चय जानिये कि,मैने जो कर्म किया है वह केवल आपके तपोवीर्यकी परीक्षा करनेके लिये किया है ॥ ३५ ॥ हे ब्रह्मन् ! यज्ञकुण्डसे निकलेहुए इस मदनामक
असुरको संहार कर मेरे प्रति कृपा कीजिये.इससे सम्पूर्ण देवताओका कल्याण होगा इसमें सन्देह नहीं॥ ३६ ॥परमार्थके जाननेवाले मुनिवर च्यवनने इन्द्रके इसप्रकार
कातरतापूर्ण वचन सुनकर उनके सहित विरोध होनेसे जो क्रोध उत्पन्न हुआ था उसको दूर किया॥ ३७॥फिर महर्षि च्यवनने मद नामक असुरके भयसे उद्विग्न

देवताओंको समझाया उस मदको स्त्रीजाति सुरापान द्यूतक्रीडा और मृगया इन चारभागोंमें विभक्त किया॥ ३८ ॥ इन सम्पूर्ण विषयोंमें मद सदा वास करेगा मदके इसप्रकार विभक्त होनेपर भयचकित देवेन्द्र रक्षा पाय सावधान हुए. तब च्यवनने सम्पूर्ण देवताओंको यथाविधि स्थापितकर उस यज्ञको समाप्त किया ॥ ३९॥ फिर धर्मात्मा भार्गवने महात्मा इन्द्र और दोनों अश्विनीकुमारोंको सम्यक प्रकारसे संस्कृत सोमपान कराई॥ ४०॥हे राजन्! च्यवन मुनिने उनआर्य सूर्यपुत्र दोनों अश्विनीकुमारोंको तपोबलके प्रभावसे इस प्रकार सोमपायी किया था ॥४१॥ तबसे वह सरोवर यूपमंडित हो विख्यात हुआ और मुनिका आश्रमभी भूमण्डलमें सम्यक् प्रकार विख्यात और सम्मानित हुआ ॥४२ ॥ शर्याति राजाभी उस कार्यसे परम सन्तुष्ट हुए और यज्ञ समाप्त करके मंत्रियोंके सहित नगरको चलेगये ॥ ४३ ॥ अनन्तर वह मनुपुत्र प्रतापवान् धर्मज्ञ नरपाल शर्याति निर्विघ्न राज्य शासन करने लगे. उनका पुत्र आनर्त्त और आनर्त्तके रेवतनामक एक पुत्र उत्पन्न हुआ ॥४४॥ वह रेवत समुद्रमें कुशस्थली नगरी स्थापनपूर्वक वहां वास कर आनर्त्तादि प्रदेशस्थ समस्त विषय भोग करने लगा॥ ४५॥ रेवतके सौ पुत्र उत्पन्न हुए. ककुद्मी बडे और पवित्र स्वभावके थे और उनकी परम सुन्दरी रेवती नामक एक शुभलक्षणयुक्त कन्या उत्पन्न हुई ॥ ४६ ॥ जब वह कन्या विवाहके योग्य हुई तब राजेन्द्र रेवत सत्कुलोत्पन्न राजपुत्रके निमित्त चिन्ता करने लगे॥ ४७॥वह राजराजेश्वर पृथ्वीपति रैवतगिरिमें वासकर आनर्तोंमें राज्य शासन करने लगा ॥४८॥यह कन्या किसको दे?राजाने मनमें इसप्रकार चिन्तायुक्त हो स्थिर किया कि, मै ब्रह्माके निकट जाय उन सुरपूजित सर्वज्ञ प्रजापतिसे यह विषय पूछूँगा

मदंविभज्यदेवेंद्रमाश्वास्यचकितंभिया ॥ संस्थाप्यचसुरान्सर्वान्मखंतस्यन्यवर्तयत् ॥ ३९ ॥ ततस्तुसंस्कृतंसोमंवासवायमहात्मने ॥ अश्विभ्यांसर्वधर्मात्मापाययामासभार्गवः ॥४०॥ एवंतौच्यवनेनाऽऽर्यावश्विनौरविपुत्रकौ ॥ विहितौसोमपौराजन्सर्वथातपसोबलात् ॥४१॥ सरस्तदपिविख्यातंजातंयूपविमंडितम् ॥ आश्रमस्तुमुनेःसम्यक्पृथिव्यांविश्रुतोऽभवत् ॥ ४२ ॥ शर्यातिरपिसंतुष्टोह्यभवत्तेनकर्मणा ॥ यज्ञंसमाप्यनगरेजगामसचिवैर्वृतः ॥ ४३ ॥ राज्यंचकारधर्मज्ञोमनुपुत्रःप्रतापवान् ॥ आनर्तस्तस्यपुत्रोभूदानर्ताद्रेवतोऽभवत् ॥ ४४ ॥ सोऽतःसमुद्रेनगरींविनिर्मायकुशस्थलीम्॥ आस्थितोऽभुंक्तविषयानानर्तादीनरिंदमः ॥४५॥ तस्यपुत्रशतंजज्ञेककुद्मिज्येष्ठमुत्तमम्॥पुत्रीचरेवतीनाम्नासुंदरीशुभलक्षणा॥४६॥वरयोग्यायदाजातातदाराजाचरेवतः॥ चिंतयामासराजेंद्रोराजपुत्रान्कुलोद्भवान् ॥४७॥ रैवतंनामचगिरिमाश्रितःपृथिवीपतिः॥चकारराज्यंबलवानानर्तेषुनराधिपः॥४८॥विचिन्त्यमनसाराजाकस्मैदेयामयासुता॥गत्वापृच्छामिब्रह्माणंसर्वज्ञंसुरपूजितम् ॥ ४९ ॥

इसप्रकार विचार वह भूपाल ब्रह्माजीसे पूँछनेकी इच्छा कर अपनी कन्या रेवतीको संग ले शीघ्रतासहित ब्रह्मलोकको गया ॥ ४९॥५० ॥ उस स्थानमें देव
यज्ञ वेद पर्वत और समुद्र नदियें सम्पूर्ण दिव्यदेह धारण कर विराजमान् हैं ॥ ५१ ॥ वहां सनातनऋषि, सिद्ध, गन्धर्व, पन्नग और चराचरगण हाथ जोडे खडे
हुए ब्रह्माजीका स्तव कर रहे हैं ॥ ५२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ जनमेजयने कहा हे ब्रह्मन् !
नरपति रेवत क्षत्रिय होकर अपनी कन्याको संग ले स्वयं किसप्रकार ब्रह्मलोकमें गये, इस विषयका मुझको महान् संशय उपस्थित हुआ है ॥ १ ॥

इतिसंचिंत्यभूपालःसुतामादायरेवतीम्॥ब्रह्मलोकंजगामाऽऽशुप्रष्टुकामःपितामहम्॥५०॥यत्रदेवाश्चयज्ञाश्चछंदांसिपर्वतास्तथा॥अब्धयःसरित
श्चापिदिव्यरूपधराःस्थिताः ॥ ५१ ॥ ऋषयःसिद्धगंधर्वाःपन्नगाश्चारणास्तथा ॥ तस्थुःप्रांजलयःसर्वेस्तुवंतश्चपुरातनाः ॥ ५२॥ इतिश्रीदेवी
भागवतेमहापुराणे सप्तमस्कन्धेसप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ जनमेजयउवाच ॥ संशयोऽयंमहान्ब्रह्मन्वर्ततेममनानसे ॥ ब्रह्मलोकंगतोराजारेवतीसं
युतःस्वयम् ॥१॥ मयापूर्वंश्रुतंकृत्स्नंब्राह्मणेभ्यःकथांतरे ॥ ब्राह्मणोब्रह्मविच्छांतोब्रह्मलोकमवाप्नुयात् ॥ २ ॥ राजाकथंगतस्तत्ररेवतीसंयुतःस्व
यम् ॥ सत्यलोकेतिदुष्प्रापेभूर्लोकादितिसंशयः ॥ ३ ॥ मृतःस्वर्गमवाप्नोतिसर्वशास्त्रेषुनिर्णयः "मानुषेणतुदेहेनब्रह्मलोकेगतिःकथम् ॥ "स्वर्गा
त्पुनःकथंलोकेमानुषंजायतेगतिः ॥४॥एतन्मेसंशयंविद्वंश्छेत्तुमर्हसिसांप्रतम्॥यथाराजागतस्तत्रप्रष्टुकामःप्रजापतिम्॥५॥व्यासउवाच॥मेरोस्तु
शिखरेराजन्सर्वेलोकाःप्रतिष्ठिताः॥इंद्रलोकोवह्निलोकोयाचसंयमिनीपुरी ॥६॥

पहले मैंने यह विषय ब्राह्मणोंके कथा प्रसंगमें भलीभाँति सुना है कि, जो ब्राह्मण शान्त और ब्रह्मके जाननेवाले हैं वही ब्रह्मलोकको प्राप्त होसक्ते हैं ॥ २ ॥ सत्य
लोक मनुष्य जातिके पक्षमें अत्यन्त कठिन है तो राजा स्वयं रेवतीको संग ले भूर्लोकसे किसप्रकार उस सत्यलोकमे गये ? यही मेरा संशय है ॥ ३॥ मनुष्य अपना
देह त्यागकर स्वर्ग प्राप्त करते है यह सब शास्त्रोंमें निर्णय किया है तब मनुष्यदेहसेही ब्रह्मलोकमें किसप्रकार गये ? और स्वर्गसे फिर मनुष्यलोकमें किसप्रकार आये
॥ ४ ॥ तात्पर्य यह है कि, राजा रेवत प्रजापतिसे पूँछनेकी इच्छा करके किसप्रकार ब्रह्मलोकमें गये आप मेरा यह संशय दूर कीजिये ॥ ५ ॥ व्यासजीने कहा

हे राजन्। मेरुके शिखरमें इन्द्रकी अमरावती पुरी यमकी संयमनी पुरी ॥६॥सत्यलोक, वह्निलोक, कैलास,वैष्णव धाम और वैकुण्ठ इत्यादि सम्पूर्ण लोकही प्रतिष्ठित है ॥ ७ ॥ देखो महाधनुर्द्धर पृथानन्दन अर्ज्जुनने इन्द्रलोकमें आयकर पांचवर्ष व्यतीत किये ॥८॥पूर्वकालमें ककुत्स्थ इत्यादि अन्यान्य राजा भी मनुष्य देहसेही इन्द्रके समीप गये थे और महाबलवान् दैत्योंने इन्द्रलोक अथवा अमरावतीको जीतकर वहां जाय इच्छानुसार वास किया ॥ ९ ॥ १० ॥ पूर्वकालके समय सार्वभौम नरपति राजा महाभिषके ब्रह्मलोक जानेपर परमसुन्दरी गंगाभी उसी समय ब्रह्मलोकमे आरहीं थीं इसी अवसरमें राजाने उनको देखा ॥ ११ ॥ हे राजन्।इसी समय दैववशसे वायुने उनके पहरनेका वस्त्र उडादिया राजाके उस सुन्दरीकी कुछेक नग्न अवस्था देख कामार्त्तचित हो॥१२॥अप्रगटभावसे हँसनेपर

तथैवसत्यलोकश्चकैलासश्चतथापुनः॥वैकुंठश्चपुनस्तत्रवैष्णवंपदमुच्यते॥ ७॥यथाऽर्जुनःशक्रलोकेगतःपार्थोधनुर्धरः॥ पञ्चवर्षाणिकौंतेयःस्थितस्तत्रसुरालये॥८॥मानुषेणैवदेहेनवासवस्यचसन्निधौ॥तथैवाऽन्येऽपिभूपालाःककुत्स्थप्रमुखाःकिल ॥ ९ ॥ स्वर्लोकगतयःपश्चाद्दैत्याश्चापि महाबलाः॥जित्वेंद्रसदनंप्राप्यसंस्थितास्तत्रकामतः ॥ १० ॥ महाभिषःपुराराजाब्रह्मलोकंगतःस्वराट् ॥ आगच्छंतींनृपोगंगामपश्यच्चातिसुंदरीम् ॥११॥ वायुनांबरमस्यास्तुदैवादपहृतंनृप॥किंचिन्नग्नानृपेणाऽथदृष्टासासुंदरीतथा ॥ १२॥ स्मितंचकारकामार्तःसाचकिंचिज्जहासवै ॥ ब्रह्मणातौतदादृष्टौशप्तौजातौवसुंधराम् ॥ १३ ॥ वैकुंठेऽपिसुराःसर्वेपीडितादैत्यदानवैः ॥ गत्वाहरिंजगन्नाथमस्तुवन्कमलापतिम् ॥ १४ ॥ संदेहोनाऽत्रकर्तव्यःसर्वथानृपसत्तम ॥ गम्याःसर्वेऽपिलोकाःस्युर्मानवानांनराधिप ॥ १५ ॥ अवश्यंकृतपुण्यानांतापसानांनराधिप ॥ पुण्यसद्भावएताऽत्रगमनेकारणंनृप ॥ १६ ॥

फिर वह गंगाभी हँसी तिससमय ब्रह्माजीने उन दोनोंकी इसप्रकार अवस्था देखकर तत्काल शाप दिया उसीके अनुसार उन्होंने भूर्लोकमें आनकर जन्म ग्रहण किया ॥१३॥ सम्पूर्ण देवता दानवोंके हाथसे दुःखित हो वैकुण्ठमें जाय जगन्नाथ कमलापति हरिका स्तव करते थे ॥१४॥ हे नरनाथ। मनुष्य सम्पूर्ण लोकोंमे भी जासक्ते है इसमें सन्देह नहीं ॥१५॥जो अनेकानेक पुण्य सञ्चयकरते है ऐसे महात्मा यजमान और तपस्वियोंकी तो निश्चयही स्वर्गमें गति होती है. हे राजन्। पुण्यकी बहुतायतही स्वर्गमे जानेका एकमात्र कारण है अतएव इस विषयमें कोई सन्देह करना आपको उचित नहीं है ॥ १६ ॥

इसीप्रकार जो यजन यज्ञ अथवा तपस्या करते हैं वह उत्तम लोकमे जाते हैं जनमेजयने कहा हे मुनिवर । रेवतराजा शोभायमान नेत्रोंवाली कन्या रेवतीको संग ले ॥ १७॥ ब्रह्मलोकमे गये किन्तु उन्होने वहाँ जाकर अन्तमे क्या किया ब्रह्माजीने उनको क्या आज्ञा दी ? और उन्होनें उनकी आज्ञानुसार किसको कन्या दी॥ १८॥ हे ब्रह्मन् ! आप यह सम्पूर्ण वृत्तान्त मुझसे विस्तारपूर्वक कहिये व्यासजीने कहा हे महीपाल! वह वृत्तान्त सुनो रेवतराजा॥ १९॥कन्याके वरका विषय पूँछनेको जिस समय ब्रह्मलोकमें गये तिससमय ब्रह्मलोकमें गाना बजाना होरहा था राजाने कन्याके सहितसभाके अवसरकी अपेक्षासे क्षणकाल प्रतीक्षा की॥ २०॥किन्तु गाना सुनकर कन्यासहित ऐसे सन्तुष्ट हुए कि,तृप्त न हुए बरन् सुनतेही रहे उस गानेबजानेके समाप्त होनेपर राजाने परमेष्ठी ब्रह्माको प्रणाम कर ॥२१॥ उनको

तथैवयजमानानांयज्ञेनभावितात्मनाम् ॥ जनमेजयउवाच॥रेवतोरेवतींकन्यांगृहीत्वाचारुलोचनाम् ॥ १७ ॥ ब्रह्मलोकगतःपश्चात्किं कृतंतेनभूभुजा ॥ ब्रह्मणाकिंसमादिष्टंकस्मैदत्तासुतापुनः ॥ १८ ॥ तत्सर्वंविस्तराद्ब्रह्मन्कथयत्वंममाऽधुना ॥ व्यासउवाच ॥ निशामयम हीपालराजारेवतकःकिल॥ १९॥पुत्र्यावरंपरिप्रष्टुंब्रह्मलोकंगतोयदा॥आवर्तमानेगांधर्वेस्थितोलब्धक्षणःक्षणम् ॥ २० ॥ शृण्वन्नतृप्यद्धृष्टात्मास भार्यांतुसकन्यकः॥समाप्तेतत्रगांधर्वेप्रणम्यपरमेश्वरम्॥२१॥दर्शयित्वासुतांतस्मैस्वाभिप्रायंन्यवेदयत्॥राजोवाच ॥ वरंकथयदेवेशकन्येयंमम पुत्रिका॥२२॥देयाकस्मैमयाब्रह्मन्प्रष्टुंत्वांसमुपागतः॥बहवोराजपुत्रामेवीक्षिताःकुलसंभवाः॥ २३ ॥ कस्मिंश्चिन्मेमनःकामंनोपतिष्ठतिचंचल म्॥तस्मात्त्वांदेवदेवेशप्रष्टुमत्रागतोऽस्म्यहम् ॥२४॥तदाज्ञापयसर्वज्ञयोग्यंराजसुतंवरम्॥कुलीनंबलवंतंचसर्वलक्षणसंयुतम् ॥ २५ ॥ दातारंध र्मशीलंचराजपुत्रंसमादिश॥व्यासउवाच॥तदाकर्ण्यजगत्कर्तावचनंनृपतेस्तदा ॥२६॥ तमुवाचहसन्वाक्यंदृष्ट्वाकालस्यपर्ययम्॥ ब्रह्मोवाच ॥ राजपुत्रास्त्वयाराजन्वरायेहृदयेकृताः ॥२७॥ ग्रस्ताःकालेनतेसर्वेसपितृपौत्रबांधवाः ॥ सप्तविंशतिमोद्यैवद्वापरस्तुप्रवर्तते ॥ २८ ॥

कन्या दिखाय अपना अभिप्राय कहा राजा बोले हे देव ! यह वरारोहा मेरी कन्या है इसका वर कौन है ? यह आप बतादीजिये॥ २२॥हे ब्रह्मन्!यह कन्या किसको प्रदान करूं यह बात पूछनेकोही आपके समीप आया हूं सत्कुलोत्पन्न अनेक राजपुत्र ढूंढकर देखे ह॥ २३॥किन्तु उनमेसे कोई पुरुष भी मेरे मनमें स्थिर नहीं हुआ हे देवदेवेश!इसी कारण पूछनेके लिये इस स्थानमें आया हूं ॥२४॥अतएव आप इसके उपयुक्त एक वर नियत कर दीजिये. वह वर कुलीन बल वान् धर्मात्मा सर्वसुलक्षणयुक्त ॥ २५॥ और दाता धर्मशील राजाका पुत्र हो आपसे यही मेरी प्रार्थना है ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज!तब जगत्कर्ता पद्मयोनि नरपतिका यह वचन सुन॥ २६॥कालका अतिक्रम देख हँसते हँसते उनसे कहनेलगे हे राजन्!तुमने जिन सब राजपुत्रोंको वर जाना था॥ २७॥वह सभी कालके ग्रास हुए हैं

यही क्या उनके पुत्र पौत्र और बान्धवपर्यन्तभी अब जीवित नहीं है इससमय सत्ताईसवें मन्वन्तरका द्वापरयुग वर्तमान है॥ २८॥ अतएव तुम्हारे वंशोत्पन्न राजपुत्रों
मेंसेभी अब कोई वर्तमान नहीं है तुम्हारी नगरीको भी दैत्योंने लूटलिया था अब चन्द्रवंशीय राजा उसको शासन करते हैं ॥ २९॥ पुण्यात्मा ययातिकुल तिलक माथुर
जनपदेश्वर महाराज उग्रसेन उस स्थलमें राज्यशासन करते है ॥ ३०॥ उनका पुत्र महाबलवान् कंस दानवोंके औरससे जन्म ग्रहणकर सर्वदाही देवताओंका अनिष्ट
साधन करने लगा और उसने अपने पिताको कारागारमें बन्दकरके रक्खा ॥ ३१॥ वह मदसे गर्वितहो सम्पूर्ण राजाओंका राज्य स्वयं शासनकर प्रजाका महत्
अनिष्ट साधन करने लगा. हे महाराज! इसी समयमे उस दुष्ट दैत्यराजकी सेनाके भारसे पृथ्वी इतनी व्याकुल होगई कि, फिर किसी प्रकारभी भार न सहसकी अतएव
ब्रह्माजीके निकट जाय उनकी शरणागत हुई ॥ ३२॥ वह दुष्ट राजाओंका भारभूत सेनाके भारसे व्याकुल होगई तदनन्तर ब्रह्मादि देवताओंने कहा हे वसुन्धरे !

वंशजास्तेमृताःसर्वेपुरीदैत्यैर्विलुंठिता॥ सोमवंशोद्भवस्तत्रराजाराज्यंप्रशास्तिहि ॥ २९ ॥ उग्रसेनइतिख्यातोमथुराधिपतिःकिल॥ ययातिवं
शसंभूतोराजामाथुरमंडले ॥३० ॥ उग्रसेनात्मजःकंससुरद्वेषीमहाबलः ॥ दैत्यांशःपितरंसोपिकारागारंन्यवेशयत् ॥ ३१ ॥ स्वयंराज्यंचका
राऽसौनृपाणांमदगर्वितः ॥ मेदिनीचातिभारार्ताब्रह्माणंशरणंगता ॥ ३२ ॥ दुष्टराजन्यसैन्यानांभारेणाऽतिसमाकुला ॥ अंशावतरणंत
त्रगदितंसुरसत्तमैः ॥३३॥ वासुदेवःसमुत्पन्नःकृष्णःकमललोचनः ॥ देवक्यांदेवरूपिण्यांयोऽसौनारायणोमुनिः॥३४॥तपश्चचारदुःसाध्यंधर्म
पुत्रःसनातनः ॥ गंगातीरंनरसखःपुण्येबदरिकाश्रमे ॥ ३५ ॥ सोऽवतीर्णोयदुकुलेवासुदेवोऽपिविश्रुतः॥तेनाऽसौनिहतःपापःकंसःकृष्णेनसत्त
म ॥३६॥उग्रसेनायराज्यंवैदत्तंहत्वाखलंसुतम् ॥ कंसस्यश्वशुरःपापोजरासंधोमहाबलः ॥ ३७ ॥ आगत्यमथुरांक्रोधाच्चकारसंगरंमुदा ॥कृष्णे
नाऽसौजितःसंख्येजरासंधोमहाबलः ॥ ३८ ॥

तुम्हारा भार हलका करनेके लिये देवताओंने अंशावतारको लिया है॥ ३३॥ कमललोचन नारायणने अपने अंशसे अवतीर्ण होकर जन्म ग्रहण किया है वह स्वयं
सनातन नारायण कमललोचन कृष्ण है वही यदुकुलमें देवरूपिणी देवकीके गर्भ और वसुदेवके औरससे अवतीर्ण हो वासुदेव नामसे विख्यात हुए ॥ ३४ ॥
पहले नरसखा धर्मपुत्र नारायणने गंगाकिनारे परम पवित्र बदरिकाश्रममें भ्राताकेसहित घोर तप किया था ॥ ३५ ॥ वह यदुकुलमें अवतीर्ण होकर वासुदेव
नामसे विख्यात हुए. हे नृपसत्तम! उस पापाचार दुष्टमति खलप्रकृति कंसको मारकर॥ ३६॥ उस साम्राज्यमें उग्रसेनको प्रतिष्ठित किया और दुष्ट कंसको मारा. महा
विक्रमशाली पापिष्ठ मगधपति जरासंध कंसका श्वशुर था॥ ३७॥ उसने जामाताकी निधनवार्ता सुन क्रोधके वशीभूत हो मथुरामे आय घोर संग्राम किया महात्मा
कृष्णने महाबली जरासंधको जीता ॥ ३८ ॥

वासुदेवके उस महातेजोगर्वित जरासंधको पराजय करनेपर भी उसने सेनासहित कालयवनको फिर युद्ध करनेके लिये भेजा. अनन्तर भगवान् वासुदेव सेना सहित यवनराजके आनेका वृत्तान्त जान ॥ ३९ ॥ परिवार सहित सम्पूर्ण यादवोको द्वारकामें भेज स्वयं बलदेवके सहित यवन राजाके आनेकी प्रतीक्षासे स्थित रहे. फिर अकेलेही यवनके शिबिरमें जाय कालयवनको आकर्षणपूर्वक गिरिगुहामें ले जाय सुप्तोत्थित महाराज मुचुकुन्दसे उस दुरात्मा यवनको मरवाय मथुराको छोड द्वारकाको चलेगये. तिस समय उस द्वारकापुरीकी भग्नावस्था थी, अतएव कृष्णने शिल्पकारोको बुलाय दिव्य महल दुर्ग और अटारी इत्यादि बनवाकर उसका सौदर्य सम्पादन किया. वह प्रतापवान् वासुदेव जीर्ण नगरीका संस्कार कराय उग्रसेनको राज्यपदमें नियुक्तकर वह यदूत्तम वहां यादवोंको स्थापित कर अन्यान्य बान्धवोंके सहित अबभी वहां विराजमान हैं ॥ ४० ॥ उनके अग्रज हलायुध बलदेव नामसे विख्यात हैं. वही मूशली अनन्तदेवके अंशावतार और

प्रेषयामासयुद्धायसबलंयवनंततः ॥ श्रुत्वायातंमहाशूरंससैन्यंयवनाधिपम् ॥ ३९ ॥ "कृष्णस्तुमथुरांत्यक्त्वापुरींद्वारवतीमगात् ॥ प्रभग्नां तांपुरींकृष्णःशिल्पिभिःसहसंगतैः ॥ कारयामासदुर्गाढ्यांहट्टशालाविमंडिताम् ॥ जीर्णोद्धारंपुरःकृत्वावासुदेवःप्रतापवान् ॥ उग्रसेनंचराजानंचकारवशवर्तिनम्॥"यादवान्स्थापयामासद्वारवत्यांयदूत्तमः॥ वासुदेवस्तुतत्राऽद्यवर्ततेबांधवैःसह ॥४०॥ तस्याऽग्रजःसविख्यातोबलदेवोहलायुधः॥ शेषांशोमुसलीवीरोवरोऽस्तुतवसंमतः॥४१॥संकर्षणायदेह्याशुकन्यांकमललोचनाम् ॥ रेवतींबलभद्रायविवाहविधिनाततः ॥ ॥४२॥दत्त्वापुत्रींनृपश्रेष्ठगच्छत्वंबदरिकाश्रमम् ॥ तपस्तप्तुंसुरारामंपावनंकामदंनृणाम् ॥४३॥व्यासउवाच॥इतिराजासमादिष्टोब्रह्मणापद्मयोनिना॥जगामतरसाराजन्द्वारकांकन्ययान्वितः॥४४॥ददौतांबलदेवायकन्यांवैशुभलक्षणाम्॥ततस्तस्त्वातपस्तीव्रंनृपतिःकालपर्यये॥४५॥ जगामत्रिदशावासंत्यक्त्वादेहंसरित्तटे॥राजोवाच ॥ भगवन्महदाश्चर्यंभवतासमुदाहृतम् ॥ ४६ ॥

महावीर है वही तुम्हारी कन्याके उपयुक्त वर हैं ॥ ४१ ॥ अतएव इस कमलके समान नेत्रोंवाली रेवतीको विवाहकी विधि अनुसार संकर्षण बलभद्रके हाथमें शीघ्र प्रदान करो ॥ ४२ ॥ और तुम कन्यादान करके तपस्याका अनुष्ठान करनेके निमित्त बदरिकाश्रममें जाओ वह पुण्याश्रम देवताओका विहारस्थान और पवित्र तथा मनष्योंको कामनादायक है ॥ ४३ ॥ व्यासजी बोले हे राजन् ! कमलयोनि ब्रह्माजीके आज्ञा देनेपर राजा अपनी कन्याको संग ले द्वारकामें आये ॥ ४४ ॥ वहां पहुँचकर वह सर्वसुलक्षणयुक्त कन्या विधिके अनुसार बलदेवजीको दी, अन्तमें ब्रह्माजीके उपदेशसे बदरिकाश्रममे जाय कठोर तपस्यामें निरतहुए ॥ ४५ ॥ फिर मृत्युकाल उपस्थित होनेपर नदीके तटपर देहत्यागकर सुरलोकको चलेगये. जनमेजयने कहा हे भगवन् ! आपने अत्यन्त आश्चर्यकी कथा कही॥ ४६ ॥

रेवतराजा कन्याके सहित ब्रह्मलोकमें रहकर संगीत सुननेमें आसक्त हुए अष्टोत्तरशत ( १०८ ) युग बीतनेपर भी ॥ ४७ ॥ राजा और उनकी कन्या अतिवृद्ध क्यों न हुए ? और उनकी इतनी आयु किसप्रकार हुई थी वह आप मुझसे कहिये॥ ४८॥व्यासजी बोले हे महाराज ! ब्रह्मलोक पापस्पर्शरहित है वहां जरा, क्षुधा, पिपासा अथवा मृत्यु आदि कुछभी नहीं है, उस स्थानमें अन्य कोई ग्लानि भी नहीं होसक्ती. अतएव वहांके वास करनेवाले पुरुष सर्वदा जरामरणरहित और दीर्घ जीवी होते है इसमें सन्देह क्या है॥ ४९॥॥शर्याति राजाके स्वर्ग जानेपर उनकी सन्तानको राक्षसोंने मार डाला और जो शेष रहे वह भयसे भीत होकर कुश स्थली त्यागकर इधर उधर भाग गये ॥ ५० ॥ वैवस्वतमनके छींकनेपर उनके घ्राणद्वारसे एक वीर्यवान् पुत्र उत्पन्न हुआ उसका नाम इक्ष्वाकु था वही सूर्य

रेवतस्तुस्थितस्तत्रब्रह्मलोकेसुतार्थतः ॥ युगानांतुगतंतत्रशतमष्टोत्तरंकिल ॥ ४७ ॥ कन्यावृद्धानसंजाताराजावाऽतितरांनुकिम् ॥ एतावंतंतथा कालमायुःपूर्णंतयोःकथम् ॥४८॥ व्यासउवाच ॥ नजराक्षुत्पिपासावानमृत्युर्नभयंपुनः ॥ नतुग्लानिःप्रभवतिब्रह्मलोकेसदाऽनघ ॥ ४९ ॥ मेरुंगतस्यशर्यातेःसंततैराक्षसैर्हता॥ गताकुशस्थलीं त्यक्त्वाभयभीताइतस्ततः ॥ ५० ॥ मनोश्चक्षुवतःपुत्रउत्पन्नोवीर्यवत्तरः ॥ इक्ष्वाकुरि तिविख्यातःसूर्यवंशकरस्तुसः ॥ ५१ ॥ वंशार्थंतपआतिष्ठद्देवींध्यात्वानिरंतरम् ॥ नारदस्योपदेशेनप्राप्यदीक्षामनुत्तमाम् ॥ ५२ ॥ तस्य पुत्रशतंराजन्निक्ष्वाकोरितिविश्रुतम् ॥ विकुक्षिःप्रथमस्तेषांबलवीर्यसमन्वितः ॥ ५३ ॥ अयोध्यायांस्थितोराजाइक्ष्वाकुरितिविश्रुतः ॥ शकु निप्रमुखाःपुत्राःपंचाशद्बलवत्तराः ॥ ५४ ॥ उत्तरापथदेशस्यरक्षितारःकृताःकिल ॥ दक्षिणस्यांतथाराजन्नादिष्टास्तेनतेसुताः ॥५५॥ चत्वा रिंशत्तथाऽष्टौचरक्षणार्थंमहात्मना ॥ अन्यौद्वौसंस्थितौपार्श्वेसेवार्थंतस्यभूपतेः ॥ ५६ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कन्धेऽष्टमोध्या यः ॥ ८ ॥ व्यासउवाच ॥कदाचिदष्टकाश्राद्धेविकुक्षिंपृथिवीपतिः ॥ आज्ञापयदसंमूढोमांसमानयसत्वरम् ॥ १ ॥

वंशविस्तार करनेके लिये जगत्में विख्यात हुए ॥ ५१॥ महर्षि नारदके उपदेशानुसार अतिउत्तम दीक्षाको प्राप्त हो वंशबढानेकी इच्छासे निरन्तर देवीका ध्यान करते हुए तपस्याका अनुष्ठान करने लगे ॥ ५२ ॥ हे राजन् ! इक्ष्वाकुके सौ पुत्रउत्पन्न हुए उनमें विकुक्षिहि प्रथम थे. वही वीर्यवान् और बलसम्पन्न हुए॥५३॥ इक्ष्वाकुने राजा होकर अयोध्यामें वास किया और उन्होंने शकुनि इत्यादि अत्यन्तबलवान् पचास पुत्रोंको॥५४॥उत्तरापथ प्रदेशकी रक्षा कार्यमें नियुक्त किया. उन महात्माने और भी अडतालीस पुत्रोंको दक्षिणदेशकी रक्षा करनेके लिये भेजा था. हे भूपते ! शेष दो पुत्रोंको सेवाकेलिये अपने पासही रक्खा था ॥५५॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायामष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! किसी समय अष्टकाश्राद्ध उपस्थित होनेपर पृथ्वी

पति इक्ष्वाकुने अपने पुत्र विकुक्षिको आज्ञा दी कि, हे वत्स ! तुम शीघ्र वनमें जाय श्राद्धके लिये पवित्र मांस संग्रह कर लाओ ॥ १ ॥ सावधान देखो इसमें किसी प्रकारकी त्रुटि न हो. विकुक्षि पिताकी इस प्रकार आज्ञा पाय अस्त्रशस्त्र ग्रहण कर तत्काल वनको चले गये॥ २॥उन्होने वनमे जाय निशित बाणोंसे असंख्य शूकर वराह, मृग, खरगोश इत्यादि सभी संहार किये परन्तु वह वनमें भ्रमण करते करते थककर क्षुधासे इतने कातर होगये कि॥ ३॥पिताके अष्टकाकी बात भूल वनमेंही एक खरगोशको भक्षण किया. शेष अत्युत्तम सम्पूर्ण मांस लाय पिताको समर्पण किया॥ ४ ॥जब मांस प्रोक्षणके लिये लाया गया तब कुलगुरु मुनिसत्तम वसिष्ठ उस को देखतेही भुक्तावशिष्ट( भोजनसे बचा हुआ )जान अत्यन्त क्रोधित हुए ॥५॥भुक्तावशिष्ट द्रव्य श्राद्धमे प्रोक्षणके योग्य नहीं होता यही शास्त्रीय विधि है. वसिष्ठ जीने राजाको इस पाकदूषणका विषय विदित किया॥६॥गुरुदेवके वाक्यानुसार पुत्रका यह कार्य जान राजाने विधिलोपवशतः पुत्रके प्रति अत्यन्त क्रोधित हो

मेध्यंश्राद्धार्थमधुनावनेगत्वासुतादरात् ॥ इत्युक्तोऽसौतथेत्याशुजगामवनमस्त्रभृत् ॥ २ ॥ गत्वाजघानबाणैःसवराहान्सूकरान्मृगान् ॥ शशांश्चापिपरिश्रांतोबभूवाऽथबुभुक्षितः ॥ ३ ॥ विस्मृताचाऽष्टकातस्यशशंचाऽऽददसौवने ॥ शेषंनिवेदयामासपित्रेमांसमनुत्त मम् ॥ ४ ॥ प्रोक्षणायसमानीतंमांसंदृष्ट्वागुरुस्तदा ॥ अनर्हमितितज्ज्ञात्वाचुकोपमुनिसत्तमः ॥ ५ ॥ भुक्तशेषंतुनश्राद्धेप्रोक्षणीय मितिस्थितिः॥राज्ञेनिवेदयामासवसिष्ठःपाकदूषणम् ॥ ६ ॥ पुत्रस्यकर्मतज्ज्ञात्वाभूपतिर्गुरुणोदितम् ॥ चुकोपविधिलोपात्तंदेशान्निःसारय त्ततः ॥ ७ ॥ शशादइतिविख्यातोनाम्नाजातोनृपात्मजः ॥ गतोवनेशशादस्तुपितृकोपादसंभ्रमः ॥८॥वन्येनवर्तयत्कालंनीतवान्धर्मतत्परः॥ पितर्युपरतेराज्यंप्राप्तंतेनमहात्मना ॥ ९ ॥ शशादस्त्वकरोद्राज्यमयोध्यायाःपतिःस्वयम् ॥ यज्ञाननेकशःपूर्णांश्चकारसरयूतटे ॥१०॥ शशा दस्याभवत्पुत्रःककुत्स्थइतिविश्रुतः ॥ तस्यैवनामभेदाद्वैइंद्रवाहःपुरंजयः ॥ ११ ॥ जनमेजयउवाच ॥ नामभेदःकथंजातोराजपुत्रस्यचाऽन घ ॥ कारणंब्रूहिमेसर्वंकर्मणायेनचाऽभवत् ॥१२ ॥

उसको अपने देशसे निकाल दिया॥ ७॥तबहीसे राजपुत्र ( खरगोश भक्षण करनेके कारण )शशाद नामसे विख्यात हुए.परन्तु यह शशाद पिताके क्रोधसे कुछ भी क्षुभित न हो वनमे जाय वास करने लगे॥ ८॥वह धर्ममे निरत हो वनके फल मूल भक्षण कर सुखसे काल व्यतीत करने लगे.कुछेक कालोपरान्त पिताके परलोक प्राप्त होनेपर वह महात्मा पिताके राज्यको प्राप्त हुए ॥ ९ ॥ शशादने अयोध्याका राजा होकर राज्यशासन करनेके समय सरयूनदीके तटपर अनेक महत् यज्ञ किये थे ॥ १० ॥ शशादको एक पुत्र था वह तीनों लोकमे ककुत्स्थ नामसे विख्यात हुआ था उसके इन्द्रवाह एवं पर पुरञ्जय यह दो अन्य नाम थे ॥ ॥ ११ ॥ जनमेजयने कहा हे पवित्रात्मन् ! राजपुत्रका ककुत्स्थ नामान्तर किस कारणसे और किसप्रकार हुआ था ? किस कार्यसे उनके अन्य दो नाम हुए

यह सम्पूर्ण विवरण मुझसे कहिये ॥ १२॥व्यासजीने कहा हे नृपसत्तम!महाराजशशादके स्वर्गजानेपर ककुत्स्थ राजा हुए वह धर्मात्मा पिता और पितामहका राज्य अतिदोर्दण्डप्रतापसे शासन करने लगे. उसी समय सम्पूर्ण देवता दानवोंसे पराजित हो॥ १३॥त्रिलोकाधिपति अच्युत विष्णुकी शरणागत हुए तब सच्चिदानन्दम य सनातन महाविष्णुने उन देवताओंसे कहा॥ १४॥विष्णु बोले हे देवताओ!तुम शशादतनय सर्वजनरक्षक महीपाल ककुत्स्थके निकट प्रार्थनाकरो वह महात्मा तुम्हारे पार्ष्णिग्रह(पार्श्वरक्षक)होकर सम्पूर्ण दानवोंको समरमें निहत करेंगे इसमें सन्देह नहीं ॥१५॥वह ककुत्स्थ धार्मिक विशेषकर पराशक्तिके उपासक है अतएव उनके प्रसादसे उन नरपतिके बलकी सीमा नहीं है इस कारण प्रार्थना करनेपर वह धनुर्द्धारीहो तुम्हारी सहायता करनेको अवश्यही आवेंगे.इसमें सन्देह नहीं॥ १६ ॥हेमहा

व्यासउवाच॥शशादेस्वर्गतेराजाककुत्स्थइतिचाऽभवत्॥"राज्यंचकारधर्मज्ञःपितृपैतामहंबलात्॥"एतस्मिन्नंतरेदेवादैत्यैःसर्वेपराजिताः १३॥
जग्मुस्त्रिलोकाधिपतिंविष्णुंशरणमव्ययम् ॥ तान्प्रोवाचमहाविष्णुस्तदादेवान्सनातनः ॥ १४ ॥ विष्णुरुवाच ॥ पार्ष्णिग्राहंमहीपालंप्रार्थयं
तुशशादजम् ॥ सहनिष्यतिवैदैत्यान्सग्रामेसुरसत्तमाः ॥ १५ ॥ आगमिष्यतिधर्मात्मासाहाय्यार्थेधनुर्धरः ॥ पराशक्तेःप्रसादेनसामर्थ्यंतस्य
चाऽतुलम् ॥ १६ ॥ हरेःसुवचनादेवाययुःसर्वेसवासवाः ॥ अयोध्यायांमहाराजशशादतनयंप्रति ॥ १७ ॥ तानागतान्सुरान्राजापूजयामा
सधर्मतः ॥ पप्रच्छागमनेराजाप्रयोजनमतन्द्रितः ॥ १८ ॥ धन्योऽहंपावितश्चाऽस्मिजीवितंसफलंमम ॥ यदागत्यगृहेदेवाददुश्चदर्शनेमहत्॥
॥ १९ ॥ ब्रुवंतुकृत्यंदेवेशादुःसाध्यमपिमानवैः ॥ करिष्यामिमहत्कार्यंसर्वथाभवतांमहत् ॥ २० ॥ देवाऊचुः साहाय्यंकुरुराजेंद्रसखाभव
शचीपतेः ॥ संग्रामेंजयदैत्यद्रान्दुर्जयांस्त्रिदशैरपि ॥ २१ ॥ पराशक्तिप्रसादेनदुर्लभंनास्तितेक्वचित् ॥ विष्णुनाप्रेरिताश्चैवमागतास्तव
सन्निधौ ॥ २२ ॥

राज ! इन्द्रादि देववृन्द हरिके यह सुधामय वचन सुनतेही अयोध्यानगरमें शशादतनय ककुत्स्थके निकट गये॥ १७॥देवताओंके उपस्थित होनेपर राजाने सावधान हो उनकी यथाविधि पूजाकर उनसे आनेका कारण पूछा॥ १८॥राजाने कहा हे देवताओ ! आपने अनुग्रहपूर्वक जब मेरे घर आय प्रत्यक्ष दर्शन दिया है तब मैं पवित्र और धन्य हुआ और मेरा जन्मभी सफल हुआ॥ १९॥हे देवेशवृन्द ! आपको क्या कार्य साधन करना होगा वह आप कहिये.वह मनुष्योंको कठिन होनेपरभी मैं आपके उस महत्कार्यको अवश्यही करूंगा ॥२०॥ देवता बोले हे राजपुत्र ! तुम हमारी सहायताकर देवताओंसेभी अजय दैत्यपतियोंको समरमें जीतकर शचीपति इन्द्रके सहित मित्रता स्थापन करो॥ २१॥हे महाराज ! पराशक्तिके प्रसादसे तुमको कहीं भी कुछ दुर्लभ नहीं है अतएव विष्णुकी आज्ञासे हम तुम्हारे पास

आये है ॥ २२ ॥ राजाने कहा हे सुरसत्तमगण! सुराधिपति इन्द्र यदि उस युद्धके समय मेरे वाहन हों तो मै देवताओंका पार्ष्णिरक्षक ( दोनों ओर रक्षक ) हो सक्ता हूं॥ २३ ॥देवताओके कारण अब मैं दानवोंके संग संग्राम करूंगा किन्तु इन्द्रकी पीठपर चढकर संग्रामस्थलमें जाऊंगा, यह मैंने आपसे सत्यही कहा है॥ २४॥ व्यासजी बोले हे राजेन्द्र ! तब देवताओंने इन्द्रसे कहा हे शचीपते! यह अद्भुत कार्यसम्पादन करना आपको अत्यन्त कर्तव्य है. अतएव आप लज्जा परित्याग कर इस नरेन्द्रके वाहन हूजिये ॥२५॥ सुरपति इन्द्र इस कार्यके करनेसे लज्जित हुए किन्तु हरिने उनको बारंवार उसमें नियुक्तकिया. अतएव देवराज इन्द्रने रुद्रके महावृषभकी समान वृषभमूर्ति धारण की ॥२६॥ राजा संग्राममें जानेके लिये उस वृषभपर चढे उन्होंने वृषभकी पीठपर बैठकर युद्ध किया था-इसी कारण

राजोवाच ॥ पार्ष्णिग्राहोभवाम्यद्यदेवानांसुरसत्तमाः ॥ इंद्रोमेवाहनंतत्रभवेद्यदिसुराधिपः ॥ २३ ॥ संग्रामंतुकरिष्यामिदैत्यैर्देवकृतेऽधुना ॥ आरुह्येंद्रंगमिष्यामिसत्यमेतद्ब्रवीम्यहम् ॥ २४ ॥ तदोचुर्वासवंदेवाःकर्तव्यंकार्यमद्भुतम् ॥ पत्रंभवनरेंद्रस्यत्यक्त्वालज्जांशचीपते ॥२५॥लज्जमानस्तदाशक्रःप्रेरितोहरिणाभृशम् ॥ बभूववृषभस्तूर्णंरुद्रस्येवाऽपरोमहान् ॥ २६ ॥ तमारुरोहराजाऽसौग्रामगमनायवै ॥ स्थितःककुदियेनाऽस्यककुत्स्थस्तेनचाऽभवत् ॥ २७ ॥ इंद्रोवाहःकृतोयेनतेननाम्नेंद्रवाहकः॥ पुरंजितंतुदैत्यानांतेनाऽभूच्चपुरंजयः ॥ २८ ॥ जित्वादैत्यान्महाबाहुर्धनंतेषांप्रदत्तवान् ॥ पप्रच्छचैवंराजर्षेरितिसख्यंबभूवह ॥२९॥ ककुत्स्थश्चाऽतिविख्यातोनृपतिस्तस्यवंशजाः ॥ काकुत्स्थाभुविराजानोबभूवुर्बहुविश्रुताः ॥३०॥ ककुत्स्थस्याऽभवत्पुत्रोधर्मपत्न्यांमहाबलः ॥ अनेनाविश्रुतस्तस्यपृथुःपुत्रश्चवीर्यवान् ॥ ३१ ॥ विष्णोरंशःस्मृतःसाक्षात्पराशक्तिपदार्चकः ॥ विश्वरंधिस्तुविज्ञेयःपृथोःपुत्रोनराधिपः ॥ ३२ ॥

उनका ककुत्स्थनाम हुआ ॥२७॥राजाने इन्द्रको वाहन किया इसकारण उनका नाम इन्द्रवाह और उन्होंने युद्धमें दानवोके पुर जीते इससे उनका नाम पुरञ्जय हुआ था॥ २८ ॥उन महाबाहु राजाने दानवोंको समरमें पराजय करके उनकी धनसम्पत्ति देवताओको प्रदान की. अनन्तर वह देवताओंसे विदा ले अपने नगरको चलेगये. हे महाराज ! इस प्रकार उन राजर्षिके संग इन्द्रका सख्यभाव उत्पन्न हुआ था॥ २९ ॥हे राजन् ! ककुत्स्थ पृथिवीतलमे अत्यन्त विख्यात हुए थे उनके वंशोत्पन्न राजाभी काकुत्स्थ कहकर पृथ्वीमे विशेष परिचित हैं॥ ३० ॥धर्मपत्नीके गर्भसे ककुत्स्थको एक महाबलवान् पुत्र उत्पन्न हुआ उसका नाम काकुत्स्थ था उनका पुत्र पृथु अत्यन्त वीर्यवान् हुआ॥ ३१ ॥वह पृथु साक्षात् विष्णुके अंश थे. वह सदाही पराशक्तिके चरणकमलोंकी अर्चना करते थे. उनके पुत्र विश्वरन्धि हुए

उन्होंने राजा होकर राजत्व किया था ॥ ३२ ॥ उनके पुत्र श्रीमान् चन्द्र हुए उन्होने राजा होकर राज्यशासन और अपने वंशको भलीभाँति वढाया था युवनाश्व नामक उनके एक पुत्र हुए वह अत्यन्त बलवान् और महातेजस्वी थे ॥ ३३ ॥ युवनाश्वके शावस्तनामक परमधार्मिक एक पुत्र उत्पन्न हुए. उन्होंने अमरावतीकी समान शावस्तीनामक एक अतिउत्तम पुरी बनाई ॥३४॥ महात्मा शावस्तके पुत्र बृहदश्व और बृहदश्वके पुत्र कुवलयाश्व हुए वह अपने बाहुबलसे सम्पूर्ण पृथ्वीके अधिपति हुए थे ॥३५॥ उन्होंने धुन्धुनामक दानवका संहारकिया इसीसे भूमण्डलमे धुन्धुमार नामसे अत्यन्त विख्यात हुए ॥ ३६ ॥ उनके पुत्र दृढाश्व हुए उन्होंने पृथ्वीका पालन किया उनके पुत्र श्रीमान् हर्यश्व ॥३७॥ और हर्यश्वके पुत्र निकुम्भ होकर वह पृथ्वीके अधिपति हुए. निकुम्भके पुत्र

चंद्रस्तस्यसुतःश्रीमान्राजावंशकरःस्मृतः॥तत्सुतोयुवनाश्वस्तुतेजस्वीबलवत्तरः॥३३॥ शावंतोयुवनाश्वस्यजज्ञेपरमधार्मिकः ॥ शावंतीनिर्मितातेनपुरीशक्रपुरीसमा॥३४॥ बृहदश्वस्तुपुत्रोभूच्छावंतस्यमहात्मनः ॥ कुवलयाश्वःसुतस्तस्यबभूवपृथिवीपतिः॥३५॥धुंधुर्नामाहतोदैत्यस्तेनाऽसौपृथिवीतले॥ धुंधुमारेतिविख्यातंनामप्रापाऽतिविश्रुतम्।३६।पुत्रस्तस्यदृढाश्वस्तुपालयामासमेदिनीम्॥ दृढाश्वस्यसुतःश्रीमान्हर्यश्वइतिकीर्तितः॥३७॥निकुंभस्तत्सुतःप्रोक्तोबभूवपृथिवीपतिः॥बर्हणाश्वोनिकुंभस्यकृशाश्वस्तस्यवैसुतः ॥ ३८ ॥ प्रसेनाजित्कृशाश्वस्यबलवान्सत्यविक्रमः॥तस्यपुत्रोमहाभागोयौवनाश्वेतिविश्रुतः॥३९॥यौवनाश्वसुतःश्रीमान्मांधातेतिमहीपतिः॥अष्टोत्तरसहस्रंतुप्रासादायेननिर्मिताः॥४०॥ भगवत्यास्तुतुष्ट्यर्थमहातीर्थेषुमानद॥मातृगर्भेनजातोऽसावुत्पन्नोजनकोदरे॥४१॥ निःसारितस्ततःपुत्रःकुक्षिंभित्त्वापितुःपुनः॥राजोवाच॥नश्रुतंनचदृष्टंवाभवतातदुदाहृतम् ॥ ४२ ॥ असंभाव्यंमहाभागतस्यजन्मयथोदितम् ॥ विस्तरेणवदस्वाऽद्यमांधातुर्जन्मकारणम् ॥ ४३ ॥

बर्हणाश्व थे कृशाश्वनामक उनके एक पुत्र उत्पन्न हुए ॥३८॥ उनका पुत्र महाबलवान् प्रसेनजित् था उसके विक्रमकी सीमा नहीं थी. प्रसेनजित्के पुत्र महाभाग हुए॥३९॥हे महाभाग ! यौवनाश्वके पुत्र श्रीमान् मान्धाता हुए उन्होंने पृथ्वीमण्डलके अधीश्वर हो भगवतीको प्रसन्न करनेकी इच्छासे काशी इत्यादि नोंमें उनके अष्टोत्तर सहस्र ( एक हजार आठ ) मन्दिर बनाये ॥४०॥ हे मानद ! महातीर्थोंमें यह कार्य भगवतीको सन्तुष्ट करनेके लियेही किया ता माताके गर्भसे उत्पन्न न हो पिताके उदरसे उत्पन्न हुए थे ॥ ४१ ॥ तिस समय अमात्योंने पिताकी कुक्षिभेदकर पुत्रको निकालाथा जनमेजय महाभाग ! आपने जो कहा वह न कभी देखा और न कभी सुना ॥ ४२ ॥ इस प्रकार जन्मग्रहण करना अत्यन्त असम्भव है आप उन महात्माके

जन्मका कारण विस्तारसहित वर्णनकरके मेरा सन्देह दूर कीजिये॥ ४३॥ वह सर्वाङ्गसुन्दर राजाके उदरसे किसप्रकार प्रगट हुए? व्यासजीने कहा हे मुनिसत्तम गण! नरपति यौवनाश्व परमधार्मिक राजाके सन्तति कुछ न हुई॥ ४४॥ और उनके सौ रानी थीं राजा प्रायः सदाही पुत्रके लिये चिन्तासागरमें निमग्न रहतेथे ॥ ४५ ॥ एक समय वह पृथ्वीपति यौवनाश्व दुःखित हो पुत्रकी इच्छासे वनमें ऋषियोंके पवित्र आश्रममें गये॥ ४६॥ वह तपोवनमें पहुँचकर तपस्वियोंके सामने अत्यन्त लंबे लम्बे श्वास छोडने लगे उनको दुःखित देखकर ब्राह्मण कृपाके वशीभूतहुए॥ ४७॥ हे राजन्! तब ब्राह्मणोंने उनसे कहा हे पार्थिव ! आप किसकारण शोक प्रकाश करते हैं? हे महाराज ! आपके मनमें क्या दुःख है? वह सत्य कहो ॥ ४८॥ हम अवश्य आपके दुःखका प्रतिकार करेंगे. यौवनाश्वने कहा हे मुनिसत्तमगण । मेरे

राजोदरेयथोत्पन्नःपुत्रःसर्वांगसुंदरः॥व्यासउवाच ॥ यौवनाश्वोनपत्योभूद्राजापरमधार्मिकः ॥ ४४ ॥ भार्याणांचशतंतस्यबभूवनृपतेर्नृप॥राजाचिंतापरःप्रायश्चिंतयामासनित्यशः॥४५॥ अपत्यार्थेयौवनाश्वोदुःखितस्तुवनंगतः।ऋषीणामाश्रमेपुण्येनिर्विण्णःसचपार्थिवः॥४६॥मुमोच दुःखितःश्वासांस्तापसानांचपश्यताम्॥दृष्ट्वातुदुःखितंविप्राबभूवुश्चकृपालवः॥४७॥ तमूचुर्ब्राह्मणाराजन्कस्माच्छोचसिपार्थिव॥किंतेदुःखंमहाराजब्रूहिसत्यंमनोगतम्॥४८॥प्रतीकारंकरिष्यामोदुःखस्यतवसर्वथा॥यौवनाश्वउवाच॥राज्यंधनंसदश्वाश्चवर्ततेमुनयोमम॥४९॥ भार्याणांच शतंशुद्धंवर्ततेविशदप्रभम्॥नाऽरातिस्त्रिषुलोकेषुकोऽप्यस्तिबलवान्मम ॥५०॥आज्ञाकरास्तुसामंतावर्ततेमंत्रिणस्तथा ॥एकंसंतानजंदुःखंनाऽन्यत्पश्यामितापसाः॥५१॥ अपुत्रस्यगतिर्नास्तिस्वर्गोनैवचनैवच॥तस्माच्छोचामिविप्रेंद्राःसंतानार्थंभृशंततः॥५२॥वेदशास्त्रार्थतत्त्वज्ञास्तापसाश्चकृतश्रमाः॥इष्टिंसंतानकामस्ययुक्तांज्ञात्वादिशंतुमे॥५३॥ कुर्वंतुममकार्यंवैकृपाचेदस्तितापसाः॥व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंराज्ञःकृपयापूर्णमानसाः ॥ ५४ ॥

राज्य धन, और उत्तम २ अश्व सम्पूर्णही विद्यमान है ॥४९॥ मेरे विमल शुद्धस्वभाववाली सौ रानियें विद्यमान हैं त्रिलोकमें मेरा कोई शत्रु भी नहीं है मेरी अपेक्षा बलवान् भी कोई नहीं है ॥ ५० ॥ सम्पूर्ण राजा और अमात्य मेरे आज्ञाकारी हैं किन्तु हे तपस्वियो । एकमात्र अपुत्रता दुःखनेही मेरा सम्पूर्ण सुख नष्ट किया है ॥ ५१ ॥ देखो पुत्रहीन मनुष्यको कभी स्वर्ग प्राप्त नहीं होता. अतएव हे विप्रेन्द्रगण । केवल सन्तानके लियेही मैं निरन्तर शोक करता हूं ॥५२॥ आप तपस्वी हैं विशेषकर बहुत परिश्रम करके वेद शास्त्रका सार मर्म जाना है अतएव सन्तानकी इच्छा करनेवाले पुरुषको कौन यज्ञ करना युक्तिसंगत है आप लोग इसकी मुझको आज्ञा दीजिये॥५३॥हे तपस्वियो । यदि आपकी मेरे प्रति कृपा हो तो आप इस सत्कार्यका अनुष्ठान कीजिये, व्यासजी बोले हे महाराज !

राजाके यह वचन सुन उन्होंने दयास-पूर्ण हो॥५४॥स्थिरभावसे उनको इन्द्र जिस यज्ञके अधिष्ठात्री देवता थे ऐसा यज्ञ कराया भूपतिको पुत्र प्राप्तिके लिये प्रथम उन्होंने जलपूर्ण कलश स्थापन कराय॥५५॥वैदिक मंत्रद्वारा उसको अभिमंत्रित किया,राजा रात्रिके समय प्यासे हो उस यज्ञमें प्रविष्ट हुए॥५६॥और उसी समय ब्राह्मणोंको सोता हुआ देख वह मंत्रपूत जल स्वयं पिया ब्राह्मणोंने विधिके अनुसार जल उद्धृत और अभिमंत्रिकर राजाकी भार्याकेलिये संस्कारकिया था॥५७॥ किन्तु राजाने प्यासे होकर अज्ञानसे स्वयं वह जल पीलिया दूसरे दिन प्रातःकालके समय ब्राह्मण जलरहित कलश देख अत्यन्त शंकितहुए॥५८॥तब ब्राह्मणोंने राजासे पूँछा यह जल किसने पीया है.तब उन्होंने जाना कि,राजाने यह जल पीया है,यह दैवयोगसेही हुआहै॥५९॥मुनि यह जान यज्ञ समाप्त कर अपने अपने

कारयामासुरव्यग्रास्तस्येष्टिमिंद्रदेवताम् ॥ कलशःस्थापितस्तत्रजलपूर्णस्तुवाडवैः ॥ ५५ ॥ मंत्रितोवेदमंत्रैश्चपुत्रार्थंतस्यभूपतेः ॥ राजातद्यज्ञसदनंप्रविष्टस्तृषितोनिशि॥५६॥विप्रान्दृष्ट्वाशयानान्सपपौमंत्रजलंस्वयम् ॥ भार्यार्थंसंस्कृतंविप्रैर्मंत्रितंविधिनोद्धृतम् ॥ ५७ ॥ पीतंराज्ञातृषार्तेनतदज्ञानान्नृपोत्तम ॥ व्युदकंकलशंदृष्ट्वातदाविप्राविशंकिताः ॥ ५८ ॥ पप्रच्छुस्तेनृपंकेनपीतंजलमितिद्विजाः ॥ राज्ञापीतंविदित्वातेज्ञात्वादैवबलंमहत् ॥ ५९ ॥ इष्टिंसमापयामासुर्गतास्तेमुनयोगृहान् ॥ गर्भंदधारनृपतिस्ततोमंत्रबलादथ ॥ ६० ॥ ततःकालेसउत्पन्नःकुक्षिंभित्त्वाऽस्यदक्षिणम् ॥ पुत्रंनिष्कासयामासुर्मन्त्रिणस्तस्यभूपतेः ॥ ६१ ॥ देवानांकृपयातत्रनममारमहीपतिः ॥ कंधास्यतिकुमारोऽयंमंत्रिणश्चुक्रुशुर्भृशम् ॥ ६२ ॥ तदेंद्रोदेशिनींप्रादान्मांधातेत्यवदद्वचः ॥ सोभवद्बलवान्राजामांधातापृथिवीपतिः ॥ ६३ ॥ तदुत्पत्तिस्तुभूपालकथितातवविस्तरात् ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेनवमोऽध्यायः ॥९॥ व्यासउवाच ॥ बभूवचक्रवर्तीसनृपतिःसत्यसंगरः ॥ मांधातापृथिवींसर्वामजयन्नृपतीश्वरः ॥ १ ॥

घरको चलेगये इसके उपरान्त राजाने उस यज्ञीय मंत्रबलसे गर्भधारण किया॥६०॥ कुछ दिन व्यतीतहोनेपर सन्तान पुष्ट हुई तब उन राजाके मंत्रियोने उनकी दक्षिणकुक्षि भेदकर पुत्रको निकाला॥६१॥केवल देवताओंकी कृपासे उस समय राजाकी मृत्यु न हुई यह कुमार किसका स्तन पान करेगा यह बात कह मंत्रिलोग अत्यन्त आक्षेप करनेलगे ॥ ६२॥ तब इन्द्रने 'मांधाता' अर्थात् मुझको (मेरी यहअमृतमय तर्ज्जनी अंगुली ) पियेगा यह उसके मुखमें तर्जनी अंगुली दी इसी कारणसे उन महाबलीका नाम मांधाता हुआ ॥ ६३ ॥ हे भूपाल ! यह मैंने आपसे उन मांधाताके उत्पन्न होनेका वृत्तान्त विस्तार पूर्वक कहा ॥ ६४ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां नवमोध्यायः ॥ ९ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! उन सत्यप्रतिज्ञ नरपति मांधाताने क्रमानुसार

सम्पूर्ण भूमण्डलको जीतकर राजाओंके अधीश्वर हो सार्वभौम उपाधि प्राप्त की ॥१॥ हे महाराज ! राजराजेश्वर मांधाताके प्रभावका वृत्तान्त और अधिक क्या कहै तिस समय तस्कर उनके भयसे त्रस्त होकर पर्वतकी गुहामें भाग गयेथे इस कारण इन्द्रने इनका नाम त्रसदस्यु रक्खा ॥ २ ॥ उन्होंने नन्दपाल शशबिन्दुकी कन्या बिन्दुमतीका पाणिग्रहण किया उस पतिव्रता ललनाके अंग प्रत्यंगमें सम्पूर्ण सुलक्षण विद्यमान होनेसे उसके सौंदर्यकी सीमा नहीं थी ॥ ३ ॥ हे महाराज ! मांधाताने उसके गर्भसे सुविख्यात पुरुकुत्स और मुचुकुन्द दो पुत्र उत्पन्न किये ॥ ४ ॥ पुरुकुत्सके पुत्र अनरण्य हुए यह राजकुमार बृहदश्व नामसे प्रसिद्ध हुए परन्तु यह अत्यन्त धार्मिक और पितृभक्ति परायण थे ॥ ५ ॥ उनके पुत्र हर्यश्व हुये वह धार्मिक और परमार्थ तत्वके जाननेवाले

दस्यवोऽस्यभयत्रस्तायद्युर्गिरिगुहासुच ॥ इंद्रेणाऽस्यकृतंनामत्रसदस्युरितिस्फुटम् ॥ २॥ तस्यबिंदुमतीभार्याशशबिंदोःसुताऽभवत् ॥ पतिव्रतासुरूपाचसर्वलक्षणसंयुता ॥ ३ ॥ तस्यामुत्पादयामासमांधाताद्वौसुतौनृप ॥ पुरुकुत्संसुविख्यातंमुचुकुंदंतथाऽपरम् ॥ ४ ॥ पुरुकुत्सात्ततोरण्यःपुत्रःपरमधार्मिकः ॥ पितृभक्तिरतश्चाभूद्बृहदश्वस्तदात्मजः ॥ ५॥ हर्यश्वस्तस्यपुत्रोभूद्धार्मिकःपरमार्थवित् ॥ तस्याऽऽत्मजस्त्रिधन्वाभूदरुणस्तस्यचात्मजः ॥ ६ ॥ अरुणस्यसुतःश्रीमान्सत्यव्रतइतिश्रुतः ॥ सोऽभूदिच्छाचरः कामीमंदात्माह्यतिलोलुपः ॥ ७ ॥ सपापात्माविप्रभार्यांहृतवान्काममोहितः ॥ विवाहेतस्यविघ्नंसचकारनृपतेःसुतः ॥ ८ ॥ मिलिताब्राह्मणास्तत्रराजानमरुणंनृप ॥ ऊचुर्भृशंसुदुःखार्ताहाहताःस्मेतिचासकृत् ॥ ९ ॥ पप्रच्छराजातान्विप्रान्दुःखितान्पुरवासिनः ॥किंकृतंममपुत्रेणभवतामशुभंद्विजाः ॥ १० ॥ तन्निशम्यद्विजावाक्यंराज्ञोविनयपूर्वकम् ॥ तदोचुस्त्वरुणंविप्राःकृताशीर्वचनाभृशम् ॥ ११ ॥

थे उनके पुत्र त्रिधन्वा और त्रिधन्वाके पुत्र अरुण हुए ॥६॥ अरुणके पुत्र श्रीमान् सत्यव्रत हुए वह अत्यन्त लोभके वशीभूत कामुक मन्दस्वभाव और इच्छाकारी थे ॥ ७ ॥ एक समय उस पापात्मा राजकुमारने कामसे मोहित हो किसी ब्राह्मणकी भार्या हरणकर उसके विवाहमें विघ्न किया ॥ ८ ॥ हे राजन् ! सम्पूर्ण ब्राह्मण लोग मिल अत्यन्त परिताप करते करते राजा अरुणके समीप जाय वारंवार कहनेलगे हा ! हम मरगये ॥९॥ राजाने उन दुःखित स्त्री पुरवासी ब्राह्मणोंसे कहा हे विप्रवृन्द ! मेरे पुत्रने आपका क्या अनिष्ट कार्य किया है॥ १०॥ राजाके यह विनययुक्त वचन सुन उन वेदके जाननेवाले ब्राह्मणोंने वारंवार आशीर्वाद देकर उनसे कहा हे राजन् ! आप बलवानोंमे अग्रगण्य हैं अतएव आपके पुत्र भी ऐसेही हैं अब उन्होंने विवाहस्थलमें एक विवाहित ब्राह्मणकी कन्याको बलपूर्वक

हरण किया है ॥ ११ ॥ १२ ॥ व्यासजी बोले हे महाराज ! तब परमधार्मिक राजाने ब्राह्मणोका यह वचन सत्य जान पुत्रसे कहा हे दुर्बुद्धे ! आज तैंने यह दुष्कार्य करके अपने सत्यव्रतनामको निष्फल किया ॥१३॥ रे दुराचार ! तू मेरे घरसे निकलजा रे पापी ! मेरे अधिकारमें अब तू कभी नहीं रहसक्ता ॥ १४ ॥ तब सत्यव्रतने पिताको कुपित देखकर वारंवार कहा हे पितः!मैं कहां जाऊं ? उन्होंने कहा तू श्वपचों (चांडालों) के सहित काल व्यतीत कर॥१५॥ तैंने ब्राह्मण की स्त्री हरण करके श्वपचका कार्य किया है अतएव उनके संग रहकर सुखपूर्वक काल व्यतीत कर ॥१६॥ रे कुलपांशन ! मैं तेरे समान दुराचार पुत्रसे पुत्रवान् होनेकी इच्छा नहीं करता. विशेषकर तैंने वंशकी कीर्तिको नाश किया है अतएव रे दुष्टात्मन्! तेरी जहां इच्छा हो वहां जा ॥१७॥ सत्यव्रत कुपित पिताके

ब्राह्मणाऊचुः ॥ राजंस्तवसुतेनाऽद्यविवाहेप्रहृताकिल ॥ विवाहिताविप्रकन्याबलेनबलिनांवर ॥ १२ ॥ व्यासउवाच ॥ श्रुत्वातेषांवचस्तथ्यंराजापरमधार्मिकः ॥ पुत्रमाहवृथानामकृतंतेदुष्टकर्मणा ॥ १३ ॥ गच्छदूरंसुमंदात्मन्दुराचारगृहान्मम ॥ नस्थातव्यंत्वयापापविषये ममसर्वथा ॥ १४ ॥ कुपितंपितरंप्राहक्वगच्छामीतिवैमुहुः ॥ अरुणस्तमथोवाचश्वपाकैःसहवर्तय ॥ १५ ॥ श्वपचस्यकृतंकर्मद्विजदारापहारणम् ॥ तस्मात्तैःसहसंसर्गंकृत्वातिष्ठयथासुखम् ॥ १६ ॥ नाऽहंपुत्रेणपुत्रार्थीत्वयाचकुलपांसन ॥ यथेष्टंव्रजदुष्टात्मन्कीर्तिनाशःकृतस्त्वया ॥ १७ ॥ सनिशम्यपितुर्वाक्यंकुपितस्यमहात्मनः॥निश्चक्रामपुरात्तस्मात्तरसाश्वपचान्ययौ॥१८॥सत्यव्रतस्तदातत्रश्वपाकैःसहवर्तते ॥ धनुर्बाणधरःश्रीमान्कवचीकरुणालयः ॥१९॥ यदानिष्कासितःपित्राकुपितेनमहात्मना ॥ गुरुणाऽथवसिष्ठेनप्रेरितोऽसौमहीपतिः ॥ २० ॥ तस्मात्सत्यव्रतस्तस्मिन्बभूवक्रोधसंयुतः ॥ वसिष्ठेधर्मशास्त्रज्ञेनिवारणपराङ्मुखे ॥ २१ ॥ केनचित्कारणेनाऽथपितातस्यमहीपतिः ॥ पुत्रार्थेऽसौतपस्तप्तुंपुरंत्यक्त्वावनंगतः ॥ २२ ॥

वचन सुन तत्काल उस पुरीसे बाहर निकल श्वपचोंके समीप गये ॥१८॥ वह राजकुमार बख्तर पहर धनुर्बाण धारणकर तिससमय श्वपचोके संग काल व्यतीत करने लगे किन्तु उन स्थानमे रहकरभी उनके हृदयमें करुणाका अभाव न हुआ ॥१९॥ जब महात्मा पिताने कुपित उनको घरसे निकाला तिस समय गुरुदेव वसिष्ठजीने महीपतिको इस विषयमे नियुक्त किया था॥२०॥विशेषकर धर्मशास्त्रके जाननेवाले वसिष्ठजीने पुत्रके निकालनेमें उद्यत राजाको निवारण नहीं किया यह जानकर सत्यव्रत उनके प्रति कुपित हुए थे॥२१॥उनके पिता किसी अनिर्वचनीय कारणसे नगरको त्यागकर पुत्रके लिये तपस्या करनेको वनमें गये॥२२॥

हे राजेन्द्र । इस अधर्मसे पाकशासन महेन्द्रने उस राज्यमें बारहवर्षतक एकवारही वर्षा न की ॥ २३ ॥ हे राजन् । उसी समय विश्वामित्र उस राज्यमें अपने स्त्री पुत्रोको छोडकर कौशिकी नदीके तटपर उग्र तपस्यामें प्रवृत्त हुए थे ॥ २४ ॥ तब कौशिककी वह परमसुन्दरी भार्या कुटुम्बका पालन करनेके लिये दुःखसे अत्यन्त कातर हुई ॥ २५ ॥ बालक क्षुधासे व्याकुल हो नीवार अन्न ( समा ) माँगते हुए अत्यन्त रोते है. पतिव्रता कौशिककी भार्या यह देखकर अत्यन्त दुःखित हुई॥ २६ ॥वह पुत्रोको क्षुधातुर देखकर दुःखित हो चिन्ता करने लगी कि,राजेश्वर राजाभी राजधानीमें नहीं है तो अब किससे मांगूं अथवा क्या उपाय करूँ ? ॥ २७ ॥ पतिभी समीप नहीं है. अतएव मेरे पुत्रोंकी कौन रक्षा करेगा ? बालक रात दिन रोते हैं इस कारण मेरे इस वृथा जीवन धारण करनेको

नववर्षतदातस्मिन्विषयेपाकशासनः ॥ समाद्वादशराजेंद्रतेनाऽधर्मेणसर्वथा ॥ २३ ॥ विश्वामित्रस्तदादारांस्तस्मिंस्तुविषयेनृप ॥ संन्यस्य कौशिकीतीरेचचारविपुलंतपः ॥ २४ ॥ कातरातत्रसंजाताभार्यावैकौशिकस्यह ॥ कुटुंबभरणार्थायदुःखितावरवर्णिनी ॥ २५ ॥ बालका न्क्षुधयाक्रांतान्रुदतःपश्यतीभृशम् ॥ याचमानांश्वनीवारान्कष्टमापपतिव्रता ॥ २६ ॥ चिंतयामासदुःखार्तातोकान्वीक्ष्यक्षुधातुरान् ॥ नृपोनास्तिपुरेह्यद्यकंयाचेवाकरोमिकिम् ॥ २७ ॥ नमेत्राताऽस्तिपुत्राणांपतिर्मेनास्तिसन्निधौ ॥ रुदंतिबालकाःकामंधिङ्मेजीवनमद्यवै ॥ ॥ २८ ॥ धनहीनांचमांत्यक्त्वातपस्तप्तुंगतःपतिः ॥ नजानातिसमर्थोपिदुःखितांधनवर्जिताम् ॥ २९ ॥ बालानांभरणंकेनकरोमिपतिना विना ॥ मरिष्यंतिसुताःसर्वेक्षुधयापीडिताभृशम् ॥ ३० ॥ एकंसुतंतुविक्रीयद्रव्येणकियतापुनः ॥ पालयामिसुतानन्यानेषमेविहितोविधिः ॥ ॥ ३१ ॥ सर्वेषांमारणंनाद्यायुक्तंममविपर्यये ॥ कालस्यकलनायाहंविक्रीणामितथात्मजम् ॥ ३२ ॥ हृदयंकठिनंकृत्वासंचिंत्यमनसासती ॥ सादर्भरज्वाबद्ध्वाथगलेपुत्रंविनिर्गता ॥ ३३ ॥

धिक्कार है ॥२८॥ धनहीन अवस्थामे मुझको छोडकर पति तपस्या करनेको गये हैं, मैं धनके अभावसे कष्ट भोगती हूं वह समर्थ होकर भी यह नहीं जानसकते ॥ २९ ॥ पतिके अतिरिक्त मैं किससे बालकोंका भरण पोषण करूं ? क्षुधासे पीडित होनेपर सम्पूर्ण पुत्रही कालके ग्रासमें पतित होंगे ॥ ३० ॥ जो हो एक पुत्रको बेंचकर जो कुछ द्रव्य मिलेगा उससे बचे हुए पुत्रोका पालन कर सकूंगी इस उपायका अवलम्बन करनाही मुझको उचित है ॥ ३१ ॥ इसके अन्यथा करके सम्पूर्ण पुत्रोंको सहसा मृत्युके मुखमें डालना मुझको किसी प्रकार उचित नहीं है, अतएव जीवनयात्रा निर्वाह करनेके लिये मैं एक पुत्रको बेंचूंगी ॥ ३२॥ वह सती मनमें इसप्रकार विचारपूर्वक अपने हृदयको कठिन कर कुशकी रस्सीमें पुत्रका गला बांध बाहर निकली ॥ ३३ ॥

वह मुनिपत्नी अवशिष्ट पुत्रोंका भरण करनेके लिये गर्भजात मध्यम पुत्रका गलाबांध उसको लेकर घरसे निकलीं ॥ ३४ ॥ राजासत्यव्रतने शोकसन्तापसे कातर
हुई उस तापसीको देखकर पूछा हे शोभने ! तुम इस किस कार्योंमें प्रवृत्त हुई हो॥ ३५॥तुम कौनहो! यह बालक क्यों रोता है तुम किसलिये इसका कण्ठ बांधकर
लिये जाती हो. हे चारुवदने ! इसका क्या कारण है यह तुम मुझसे सत्य कहो ॥३६॥ऋषिपत्नीने कहा हे नृपनन्दन ! मैं विश्वामित्रकी भार्या हूं यह मेरा औरस
पुत्र है अन्नके अभावसे गर्भजातपुत्रको इच्छानुसार बेचनेके लिये जाती हूं ॥ ३७ ॥ हे नृप! मुझको मेरे स्वामी छोडकर कहीं तपस्या करने गये हैं और घरमें
भी कुछ अन्न नहीं है अतएव क्षुधासे कातर हुई अवशिष्ट सन्तानका भरण करनेके लिये मैं इसको बेंचूंगी ॥ ३८ ॥ सत्यव्रतने कहा हे पतिव्रते ! तुम पुत्रकी रक्षा
करो वनसे तुम्हारे पति जब तक इस स्थानमें नहीं आते हैं तबतक मैं तुम्हारे भरण पोषणके उपयुक्त आहारकी सामग्री दूंगा ॥ ३९ ॥ तुम्हारे आश्रम समीप

मुनिपत्नीगलेबद्धामध्यमंपुत्रमौरसम् ॥ शेषस्यभरणार्थायगृहीत्वाचलितागृहात् ॥ ३४॥ दृष्टासत्यव्रतेनाऽऽर्तातापसीशोकसंयुता ॥ पप्रच्छनृ
पतिस्तांतुकिंचिकीर्षसिशोभने ॥ ३५ ॥ रुदंतंबालकंकंठेबद्धानयसिकाऽधुना ॥ किमर्थंचारुसर्वांगिसत्यंब्रूहिममाऽग्रतः ॥ ३६ ॥ ऋषिप
त्न्युवाच ॥ विश्वामित्रस्यभार्याहंपुत्रोऽयंमेनृपात्मज ॥ विक्रेतुमौरसंकामंगमिष्येविषमेसुतम् ॥ ३७ ॥ अन्नंनास्तिपतिर्मुक्त्वागतस्तप्तुंनृ
पक्कचित् ॥विक्रीणामिक्षुधार्तैनंशेषस्यभरणायवै ॥३८॥ राजोवाच॥पतिव्रतेरक्षपुत्रंदास्यामिभरणंतव॥ तावदेवपतिस्तेऽत्रवनाच्चैवाऽऽगमिष्य
ति ॥ ३९ ॥वृक्षेतवाऽऽश्रमाभ्याशेभक्ष्यंकिंचिन्निरंतरम् ॥ बंधयित्वागमिष्यामिसत्यमेतद्ब्रवीम्यहम् ॥ ४० ॥ इत्युक्तासातदातेनराज्ञाकौशिक
कामिनी ॥ विबंधंतनयंकृत्वाजगामाऽऽश्रममंडलम् ॥ ४१ ॥ सोऽभवद्गालवोनामगलबंधान्महातपाः॥सातुस्वस्याऽऽश्रमेगत्वामुमोदबालकै
र्वृता ॥ ४२॥ सत्यव्रतस्तुभक्त्याचकृपयाचपरिप्लुतः ॥ विश्वामित्रस्यचमुनेःकलत्रंतद्बभारह ॥ ४३ ॥ वनेस्थितान्मृगान्हत्वावराहान्महि
षांस्तथा॥विश्वामित्रवनाभ्याशेमांसंवृक्षेबबंधह ॥ ४४ ॥

किसी वृक्षमें कुछेक भक्ष्य द्रव्य नित्य बांध आया करूंगा. यह मैं तुमसे सत्यही कहता हूं ॥४०॥ विश्वामित्रकी पत्नी राजाके यह वचन सुन पुत्रका बंधन छोड
अपने आश्रममें चलीगई ॥ ४१ ॥ गला बंधनके कारण वह बालक गालवनामसे प्रसिद्ध होकर अन्तमें महातपा ऋषि हुआ. तब विश्वामित्रकी भार्या अपने
आश्रममें जाय पुत्रोंसे परिवृत हो आनन्द अनुभव करनेलगी ॥४२॥ परन्तु सत्यव्रत भक्ति और कृपासे पूर्ण हो विश्वामित्रमुनिकी भार्याका भार वहन करनेलगे
॥ ४३ ॥ वह वनके वराह, मृग और महिषको मारकर उनका मांस विश्वामित्रकी पत्नी और पुत्रोंके लिये लेजाकर जिस स्थानमें वास करे उसी तपोवनके
समीप वृक्षमें बांध आते ॥ ४४ ॥

ऋषिपत्नी वह मांस लेकर पुत्रोंको भक्षण करनेके लिये देती. इसी प्रकार उसने अत्युत्तम भक्ष्य प्राप्तकर अत्यन्त सुख अनुभव किया ॥ ४५॥इधर नरपति अरुणके वनमें तपस्या करनेकोचलेजानेपर वसिष्ठमुनि अयोध्यानगरीके राज्य और अन्तःपुर समस्तहीकी सावधानतासे रक्षा करने लगे॥ ४६॥ सत्यव्रतभी पिताकीआज्ञानुसार नित्य पशुमारकर जीविकानिर्वाह करते और धर्ममें निरत रहकर नगरके बाहर वनमें वास करते थे ॥ ४७॥ सत्यव्रतने किसी कारणसे वसिष्ठके ऊपर सदाही मनमें कोप धारण कर रक्खा था. क्योंकि पिताने जब धार्मिक प्रिय पुत्रको परित्याग किया तब उन्होंने उन राजाको निवारण नहीं किया. हे महाराज! यही उनके कोपका कारण जानना चाहिये ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ सात पग न चलनेसे पाणिग्रहण कर्म समाप्त नहीं होता अतएव उसके हुए विना कन्याहरण करनेसे

ऋषिपत्नीगृहीत्वातन्मांसंपुत्रानदात्ततः॥ निर्वृतिंपरमांप्रापप्राप्यभक्ष्यमनुत्तमम् ॥४५॥ अयोध्यांचैवराज्यंचतथैवांतःपुरंमुनिः॥गतेतप्तुंनृपेतस्मिन्वसिष्ठःपर्यरक्षत ॥ ४६ ॥ सत्यव्रतोऽपिधर्मात्माह्यतिष्ठन्नगराद्बहिः॥पितुराज्ञांसमास्थायपशुघ्नव्रतवान्वने ॥ ४७॥ सत्यव्रतोह्यकस्माच्चकस्यचित्कारणान्नृपः॥वसिष्ठेचाऽधिकंमन्युंधारयामासनित्यदा ॥४८॥ त्यज्यमानंवनेपित्राधर्मिष्ठंचप्रियंसुतम् ॥ नवारयामाससमुनिर्वसिष्ठःकारणेनह ॥ ४९ ॥ पाणिग्रहणमंत्राणांनिष्ठास्यात्सप्तमेपदे ॥ जानन्नपिसधर्मात्माविप्रदारपरिग्रहे ॥५०॥ कस्मिंश्चिद्दिवसेऽरण्येमृगाभावेमहीपतिः ॥ वसिष्ठस्यचगांदोग्ध्रीमपश्यद्वनमध्यगाम् ॥ ५१ ॥ तांजघानक्षुधार्तस्तुक्रोधान्मोहाच्चदस्युवत् ॥ वृक्षेबबंधतन्मांसंनीत्वास्वयमभक्षयत् ॥ ५२ ॥ ऋषिपत्नीसुतान्सर्वान्भोजयामासतत्तदा॥शंकमानामृगस्येतिनगोरितिचसुव्रत॥ ५३॥ वसिष्ठस्तुहतांदोग्ध्रींज्ञात्वाक्रुद्धस्तमब्रवीत् ॥ दुरात्मन्किंकृतंपापंधेनुघातात्ति पशाचवत् ॥५४॥ एवंतेशंकवःक्रूराःपतंतुत्वरितास्त्रयः॥गोवधाद्दारहरणात्तिपतुःक्रोधात्तथाभृशम्॥५५॥

ब्राह्मणकी पत्नी हरण करना नहीं होता "कन्या हरण है" धर्मात्मा वसिष्ठने यह कारण जानकरभी उनको निषेध नहीं किया॥५०॥एकदिन राजपुत्र सत्यव्रतने मृगयामें किसी पशुको न पाकर वनमें वसिष्ठकी दुग्धवती धेनुको देखा तब॥५१॥राजाने क्षुधासे कातर हो क्रोध और मोहसे दस्युकी समान धेनुकी हत्या की और उसका कुछेक मांस विश्वामित्रकी स्त्रीको भक्षण करानेके लिये वृक्षमें बाँधकर अवशिष्टमांस स्वयं भक्षण किया ॥ ५२॥ हे सुव्रत ! तिस समय विश्वामित्रकी पत्नीने इस मांसको गोमांस न जानकर यह मृगका मांस है इस प्रकार जान वह सम्पूर्ण मांस पुत्रोंको भक्षण कराया॥५३॥ इधर वसिष्ठजीने अपनी कामधेनुके विनाशका वृत्तान्त जान क्रोधके वशीभूत हो सत्यव्रतसे कहा रे दुरात्मन् ! धेनु मारकर पिशाचकी समान तूने क्या पापकार्य किया है॥५४॥ गोवध द्विजपत्नी हरण और

पिताका अत्यन्त क्रोध इन तीन अपराधोंसे तेरे मस्तकपर तीन शंकु अर्थात् कुष्ठवत् तीन पापचिह्न शीघ्र पतित हो॥५५॥अबसे तू सम्पूर्ण प्राणियोंको पिशाचकी समान अपना रूप दिखाकर पृथ्वीमें त्रिशंकु नामसे विख्यात होगा ॥ ५६ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! राजा सत्यव्रत वसिष्ठसे इस प्रकार शापको प्राप्त हो उस आश्रममें रहकर कठोर तपस्याका अनुष्ठान करने लगे ॥५७॥ परन्तु वह किसी मुनि पुत्रसे अनुत्तम मंत्र प्राप्त कर परमाप्रकृति शिवा भगवती देवीके ध्यान में निमग्न हुए॥५८॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां दशमोऽध्यायः॥ १० ॥जनमेजय बोले हे महामते!जब वसिष्ठने नृपनन्दन त्रिशंकुकोशाप दिया, तब वह किसप्रकार उसशापसे छूटे थे?यह आप मुझसे कहिये॥ १ ॥व्यासजी बोले हे राजन्!सत्यव्रत वसिष्ठके शापसे पिशाचत्वको प्राप्त होनेपर देवीके प्रति भक्ति

त्रिशंकुरितिनाम्नावैभुविख्यातोभविष्यसि॥पिशाचरूपमात्मानंदर्शयन्सर्वदेहिनाम्॥५६॥व्यासउवाच॥ एवंशप्तोवसिष्ठेनतदासत्यव्रतोनृपः ॥ चचारचतपस्तीव्रंतस्मिन्नेवाऽऽश्रमेस्थितः॥५७॥कस्माच्चिन्मुनिपुत्राच्चप्राप्यमंत्रमनुत्तमम्॥ध्यायन्भगवतींदेवींप्रकृतिंपरमांशिवाम् ॥५८॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेदशमोऽध्यायः॥ १० ॥जनमेजयउवाच॥वसिष्ठेनचशप्तोऽसौत्रिशंकुर्नृपतेःसुतः ॥ कथंशापाद्विनिर्मुक्तस्तन्मे ब्रूहिमहामते॥ १ ॥व्यासउवाच ॥ सत्यव्रतस्तथाशप्तःपिशाचत्वमवाप्तवान्॥तस्मिन्नेवाऽऽश्रमेतस्थौदेवीभक्तिपरायणः ॥ २ ॥ कदाचिन्नृपति स्तत्रजप्त्वामंत्रंनवाक्षरम्॥होमार्थंब्राह्मणान्गत्वाप्रणम्योवाचभक्तितः॥३॥ भूमिदेवाःशृणुध्वंवैवचनंप्रणतस्यमे॥ ऋत्विजोममसर्वेऽत्रभवंतःप्रभवं तुह॥४॥जपस्यचदशांशेनहोमःकार्योविधानतः॥भवद्भिःकार्यसिद्ध्यर्थंवेदविद्भिःकृपापरैः॥५॥सत्यव्रतोऽहंनृपतेःपुत्रोब्रह्मविदांवराः॥ कार्यंम मविधातव्यंसर्वथासुखहेतवे॥६॥तच्छ्रुत्वाब्राह्मणास्तत्रतमूचुर्नृपतेःसुतम्॥शप्तस्त्वंगुरुणाप्राप्तंपिशाचत्वंत्वयाऽधुना ॥७॥

परायण हो उसी आश्रममें समय व्यतीत करनेलगे ॥ २ ॥ एक दिन उन्होंने नवाक्षर मंत्र जपकर उस भगवतीमंत्रका पुरश्चरण करानेके लिये ब्राह्मणोंके समीप जाय भक्तिपूर्वक प्रणाम करके कहा ॥ ३ ॥ हे ब्राह्मणो ! आप मेरा वचन सुनिये मैं विनयसहित आपके निकट प्रार्थना करता हूं कि, आप सब मेरे ऋत्विक् हों ॥ ४ ॥ आप वेदके जाननेवाले हैं इस कारण मेरे प्रति कृपाकर यथाविधि कार्यसिद्धिकेलिये जपका दशांश होम कीजिये ॥ ५ ॥ हे विप्रवरगण ! मेरा नाम सत्यव्रत है विशेषकर मै राजपुत्र हूं .मेरा मंगल करनेके लिये यह कार्य सम्पादन करना आपको अवश्य कर्तव्य है ॥६॥ ब्राह्मणोंने इस प्रकार राजपुत्रके वचन

सुनकर उनसे कहा हे राजपुत्र ! तुम गुरुसे शापित होकर पिशाचपनेको प्राप्त हुए हो॥७॥अब तुम्हारा वेदमे अधिकार नहीं है विशेषकर तुमकोजोपिशाचता प्राप्त हुई है वह सम्पूर्ण लोकोंमे निन्दनीय है इसकारण अब तुम यागार्ह नहीं हो सक्ते॥८॥व्यासजी बोले हे महाराज! राजपुत्रने उनके यह वचन सुन दुःखित होकर विचारा कि, मेरे जीवनको धिक्कार है अब मै वनमें रहकर क्या करूंगा॥९॥पिताने मुझको त्यागन किया है इससे राज्यभ्रष्ट हुआ इसपरभी गुरुके शापसे पिशाचपनेको प्राप्त हुआ हूं अतएव अब मै क्या करूं ? कुछ स्थिर नहीं कर सक्ता ॥१०॥ तब राजनन्दनने काष्ठ लाय बडी चिता बनाय चण्डिकादेवीको स्मरण किया और उनका मंत्र जपते जपते चितामें प्रवेश करनेको कृतसंकल्प हुए ॥११॥ फिर राजकुमारने सन्मुख चिता प्रज्वलितकर स्नान किया और उसमें प्रवेश

नयागार्होऽसितस्मात्त्वंवेदेष्वनधिकारतः॥पिशाचत्वमनुप्राप्तंसर्वलोकेषुगर्हितम् ॥८॥ व्यासउवाच॥तन्निशम्यवचस्तेषांराजादुःखमवापह ॥
धिग्जीवितमिदंमेऽद्यकिंकरोमिवनेस्थितः॥९॥ पित्राचाऽहंपरित्यक्तःशप्तश्चगुरुणाभृशम्॥ राज्याद्भ्रष्टःपिशाचत्वमनुप्राप्तःकरोमिकिम्॥१०॥
तदापृथुतरांकृत्वाचितांकाष्ठैर्नृपात्मजः ॥ सस्मारचंडिकां देवींप्रवेशमनुचिंतयन् ॥११॥ स्मृत्वादेवींमहामायांचितांप्रज्वलितांपुरः॥ कृत्वास्नात्वाप्रवेशार्थंस्थितःप्रांजलिरग्रतः ॥१२॥ ज्ञात्वाभगवतीतंतुमर्तुकामंमहीपतिम् ॥ आजगामतदाकाशंप्रत्यक्षंतस्यचाऽग्रतः ॥ १३ ॥ दत्त्वाऽथ
दर्शनंदेवीतमुवाचनृपात्मजम् ॥ सिंहारूढामहाराजमेघगंभीरयागिरा ॥ १४ ॥ देव्युवाच ॥ किंतेव्यवसितंसाधोहुताशेमातनुंत्यज ॥ स्थिरोभवमहाभागपितातेजरसान्वितः ॥१५॥ राज्यंदत्त्वावनेतुभ्यंगंताऽस्तितपसेकिल ॥विषादंत्यजहेवीरपरश्वोहनिभूपते ॥ १६ ॥ नेतुंत्वामागमिष्यंतिसचिवाश्चपितुस्तव ॥ मत्प्रसादात्पिताचत्वामभिषिच्यनृपासने ॥१७॥ जित्वाकामंब्रह्मलोकंगमिष्यत्येषनिश्चयः॥ व्यासउवाच ॥
इत्युक्त्वातंतदादेवीतत्रैवांतरधीयत ॥१८॥

करनेके लिये हाथ जोडकर खडे हो देवी महामायाका स्तव करनेलगे ॥ १२ ॥ उसी समय भगवती उस महीपतिकी मृत्युकामना जान तत्काल सिंहके पीठपर चढ उनके ऊपर स्थित आकाश मार्गसे आई ॥ १३ ॥ और फिर प्रत्यक्ष दर्शन दे मेघकी समान गम्भीर वचनोंके द्वारा उन नृपनन्दनसे कहने लगीं ॥१४॥ हे साधो! तुमने मनमें यह क्या निश्चय किया है?तुम अग्निमे कदापि शरीरका त्याग मत करो स्थिर होओ. हे महाभाग!तुम्हारे पिताको इससमय बुढापा आगया है ॥१५॥ वह तुमको राज्य देकर तप करनेके लिये वनमे जायँगे अतएव हे वीरवर ! विषाद छोड दो. हे भूपते ! परसोंके दिन ॥ १६ ॥ तुम्हारे पिताके मंत्री तुम्हारे लेनेको आवेगे मेरे प्रसादसे तुम्हारे पिता तुमको राज्यमे अभिषिक्त करेंगे॥१७॥और यथासमयमे कामना जीतकर ब्रह्मलोकको जायँगे इसमें सन्देह नहीं.

महीपतिने मनमें इस प्रकार चिन्ता करके उसको आलिंगन किया ॥ ३१ ॥ और समझाबुझाकर अपने समीप स्थित आसनपर बैठाया बैठेहुए पुत्रसे वह राजा प्रेमपूर्वक बोले ॥ ३२ ॥ अर्थात् नीतिशास्त्रविशारद राजा प्रेमगद्गद, वचनसे प्रीतिपूर्वक कहनेलगे राजा बोले हे पुत्र ! सर्वदा धर्ममें मति रखना और ब्राह्मणोंका सन्मान करना तुम्हारा कर्तव्य है ॥ ३३ ॥ तुम न्यायके अनुसार धन ग्रहण करके सर्वदा प्रजाकी रक्षा करो कहींभी मिथ्या बात नहीं कहना चाहिये अथवा किसीप्रकार कुमार्गमे नहीं जाना चाहिये ॥ ३४ ॥ किन्तु साधुलोगोंका वचन सम्यक्प्रकार प्रतिपालन करने उचित हैं. तपस्वियोंकी पूजा करनी चाहिये इन्द्रिय जय करना और क्रूरस्वभाव तस्करोंको वध करना उचित है ॥३५॥ हे पुत्र ! कार्यसिद्धिके लिये मंत्रियोंसे मन्त्रण करके उसको गुप्त रखना चाहिये ॥ ३६ ॥

राज्यार्हश्चातिमेधावीजानताधर्मनिश्चयम् ॥ इतिसंचिंत्यमनसातमालिंग्यमहीपतिः ॥३१॥ आसनेस्वसमीपस्थेसमाश्वास्योपवेशयत्॥ उपविष्टंसुतंराजाप्रेमपूर्वमुवाचह ॥ ३२॥ प्रेमगद्गदयावाचानीतिशास्त्रविशारदः॥राजोवाच ॥ पुत्रधर्मेमतिःकार्यामाननीयाम्नुखोद्भवाः ॥ ३३ ॥ न्यायागतंधनंग्राह्यंरक्षणीयाःसदाप्रजाः॥नासत्यंक्काऽपिवक्तव्यंनाऽमार्गेगमनंकचित् ॥३४॥ शिष्टप्रोक्तंप्रकर्तव्यंपूजनीयास्तपस्विनः॥हंतव्यादस्यवःक्रूराइंद्रियाणांतथाजयः॥३५॥कर्तव्यःकार्यसिद्ध्यर्थंराज्ञापुत्रसदैवहि ॥ मंत्रस्तुसर्वथागोप्यःकर्तव्यःसचिवैःसह॥३६॥ नोपेक्ष्योल्पोपिकृतिनारिपुःसर्वात्मनासुत॥नविश्वसेत्परासक्तंसचिवंचतथानतम् ॥३७॥ चाराःसर्वत्रयोक्तव्याःशत्रुमित्रेषुसर्वथा॥धर्मेमतिःसदाकार्यादानंदद्याच्चनित्यशः॥३८॥शुष्कवादोनकर्तव्योदुष्टसंगंचवर्जयेत् ॥ यष्टव्याविविधायज्ञाःपूजनीयामहर्षयः॥३९॥नविश्वसेत्स्त्रियंक्काऽपिस्त्रैणंद्यूतरतंनरम् ॥ अत्यादरोनकर्तव्योमृगयायांकदाचन ॥ ४० ॥ द्यूतेमद्येतथागेयेनूनंवारवधूषुच ॥ स्वयंतद्विमुखोभूयात्प्रजास्तेभ्यश्चरक्षयेत् ॥४१॥ ब्राह्मेमुहूर्तेकर्तव्यमुत्थानंसर्वथासदा॥ स्नानादिकंसर्वविधिंविधायविधिवद्यथा ॥ ४२ ॥

शत्रु यदि अतिसामान्यभी हो तथापि कार्यकुशल राजा उसकी कभी उपेक्षा न करै शत्रु परायेप्रति अनुरक्त होकर यदि अवनतभी हो तोभी उसका विश्वास न करै॥ ॥ ३७॥क्या शत्रु क्या मित्र सबके निकट दूतोंको नियुक्त करना चाहिये सदा धर्ममें अनुराग दर्शन और सदा दान करना ॥ ३८ ॥ वृथा वितण्डावाद करना अनुचित है दुष्टोंका संग नहीं करना चाहिये. हे पुत्र ! तुम महर्षियोंकी पूजा और अनेक प्रकारके यज्ञोंका अनुष्ठान करो ॥३९॥ स्त्री, स्त्रैण पुरुष और द्यूतनिरत पुरुषोंका कभी विश्वास न करना. मृगयामे अत्यन्त आसक्त होना कभी उचित नहीं है ॥४०॥ द्यूतक्रीडा मद्य गीत और वारवनिता इन सब विषयोंसे विरक्त रहना और प्रजाओंकी भी इस कार्यसे रक्षा करना ॥४१॥ नित्य ब्राह्ममुहूर्त्तमें उठकर फिर स्नानादि समस्त कर्त्तव्य कार्यका अनुष्ठान करना ॥ ४२ ॥

हे पुत्र!गुरुके निकट देवीमन्त्रमें दीक्षित होकर भक्तिपूर्वक परमाशक्ति भगवतीकी महती पूजा करनी. पराशक्तिके चरणकमलोंकी पूजा करनेसे जन्म सफल होताहै॥ ॥४३॥हे पुत्र!जोपुरुष महादेवीकी केवल एकबारमात्रभी महती पूजा करके उनका,चरणामृत जल पान करते हैं उन पुरुषोंको फिर कभी जननीके गर्भमें जन्मग्रहण नहीं करना पडता यह स्थिर निश्चय है॥४४॥वह महादेवीही इस सम्पूर्ण देखनेवाली वस्तुका स्वरूप है वही द्रष्टा और साक्षि चैतन्यस्वरूप है इस प्रकार भावमें रत पूर्णात्मा होकर निर्भय चित्तसे वास करै॥४५॥प्रतिदिन नैमित्तिक कार्य समापन करके ब्राह्मणोंकी सभामें जाना चाहिये और उनको बुलाकर धर्मशास्त्रका सिद्धान्त पूँछना चाहिये॥४६॥वेद और वेदान्त पारग ब्राह्मण अवश्य पूजनीय है अतएव उनकी पूजा कर पात्र विचार सदा गो भूमि और सुवर्ण इत्यादि दान करना ॥४७॥

पराशक्तेःपरांपूजांभक्त्या कुर्यात्सुदीक्षितः ॥ पुत्रैतज्जन्मसाफल्यंपराशक्तेःपदार्चनम् ॥४३॥ सकृत्कृत्वामहापूजांदेवीपादजलंपिबन्॥ नजातुजननीगर्भेगच्छेदितिविनिश्चयः ॥ ४४ ॥ सर्वदृश्यंमहादेवीद्रष्टासाक्षीचसैवहि ॥ इतितद्भावभरितस्तिष्ठेन्निर्भयचेतसा॥ ४५ ॥ कृत्वानित्यविधिंसम्यग्गंतव्यंसदसिद्विजान्॥समाहूयचप्रष्टव्योधर्मशास्त्रविनिर्णयः ॥४६॥संपूज्यब्राह्मणान्पूज्यान्वेदवेदांतपारगान् ॥ गोभूहिरण्यादिकंचदेयंपात्रेषुसर्वदा॥४७॥अविद्वान्ब्राह्मणःकोऽपिनैवपूज्यःकदाचन ॥ आहारादधिकंनैवदेयंमूर्खायकर्हिचित् ॥ ४८ ॥ नवालोभात्त्वयापुत्रकर्तव्यंधर्मलंघनम् ॥ अतःपरंनकर्तव्यंक्वचिद्विप्रावमाननम् ॥ ४९ ॥ ब्राह्मणाभूमिदेवाश्चमाननीयाःप्रयत्नतः ॥ कारणंक्षत्रियाणांचद्विजाएवनसंशयः ॥ ५० ॥ अद्भ्योऽग्निर्ब्रह्मणःक्षत्रमश्मनोलोहमुत्थितम् ॥ तेषांसर्वत्रगंतेजःस्वासुयोनिषुशाम्यति ॥ ५१ ॥ तस्माद्राज्ञाविशेषेणमाननीयामुखोद्भवाः ॥ दानेनविनयेनैवसर्वथाभूतिमिच्छता ॥ ५२ ॥

किसी अविद्वान् ब्राह्मणकी कभी पूजा न करना मूर्ख पुरुपको आहारसे अधिक और कुछ दान न करै॥४८॥हे वत्स ! लोभके वशीभूत होकर कभी धर्म उल्लघन न करना और यह सदा मनमें विचार रक्खो कि, अंबसे ब्राह्मणोंका कभी अपमान नहीं करूंगा ॥ ४९ ॥ ब्राह्मण क्षत्रियोंके कारण और विशेष कर उनके भूलोकके देवता हैं अतएव यत्नसहित ब्राह्मणोंके सन्मानकी रक्षा करनी चाहिये इसमें त्रुटि न करनी ॥ ५० ॥ जलसे अग्नि, ब्राह्मणसे क्षत्र और पत्थरसे लोहा उत्थित होता है इनका तेज सर्वत्रगामी होनेपरभी स्वस्वयोनिके संग विरोध उपस्थित होनेपर उसमेंही प्रशमित होता है यह निश्चय जानो ॥५१॥जो राजा अपनी

उन्नतिकी कामना करै वह दान और निश्चयसे ब्रह्मके मुखसे प्रगट ब्राह्मणोका भलीभाँति सन्मान करै ॥ ५२ ॥ धर्म शास्त्रके अनुसार सदा नीतिका अनुसरण करै और न्यायानुसार धन संग्रह करके राजकोश पूर्ण करना ॥ ५३ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायामेकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥
व्यासजीने कहा हे महाराज ! जब पिताने पुत्रको इस प्रकार उपदेश दिया तब नरपति त्रिशंकुने प्रणत होकर प्रेमसे रुद्धकण्ठ हो पितासे कहा आप जो आज्ञा देंगे मैं वही करूंगा ॥ १ ॥ तब नरपतिने वेदशास्त्रके जाननेवाले मंत्रज्ञ ब्राह्मणोंको बुलाकर शीघ्र अभिषेककी सामग्री मँगाई ॥ २ ॥ सम्पूर्ण तीर्थोंका जल मँगाया सब राजाओंको आदर सहित बुलाया पिताने पुत्र त्रिशंकुको पवित्रदिन देख राज्यमें अभिषिक्त कर उसको विधिके अनुसार राजासन दान किया ॥ ३ ॥ ॥ ४ ॥ तदनन्तर नृपति, भार्याके सहित पवित्र वानप्रस्थाश्रम ग्रहणकर वनमें जाय गंगाके तटपर कठोर तपस्याका अनुष्ठान करने लगे ॥ ५ ॥ फिर कालधर्मके

दंडनीतिःसदाकार्याधर्मशास्त्रानुसारतः ॥ कोशस्यसंग्रहःकार्योनूनंन्यायागतस्यह ॥ ५३ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेएकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ एवंप्रबोधितःपित्रात्रिशंकुःप्रणतोनृपः ॥ तथेतिपितरं प्राहप्रेमगद्गदयागिरा ॥ १ ॥ विप्रानाहूयमंत्रज्ञान्वेदशास्त्रविशारदान् ॥ अभिषेकायसंभारान्कारयामाससत्वरम् ॥ २ ॥ सलिलंसर्वतीर्थानांसमानाय्यविशांपतिः ॥ प्रकृतीश्चसमाहूयसामंतान्भूपतींस्तथा ॥ ३ ॥ पुण्येह्निविधिवत्तस्मैददावासनमुत्तमम् ॥ अभिषिच्यसुतंराज्येत्रिशंकुंविधिवत्पिता ॥ ४ ॥ तृतीयमाश्रमंपुण्यंजग्राहभार्ययायुतः ॥ वनत्रिपथगाकूलेचचारदुश्चरंतपः ॥ ५ ॥ कालेप्राप्तेययौस्वर्गंपूजितस्त्रिदशैरपि ॥ इंद्रासनसमीपस्थोरराजरविवत्सदा ॥ ६ ॥ राजोवाच ॥ पूर्वंभगवताप्रोक्तंकथायोगेनसांप्रतम् ॥ सत्यव्रतोवसिष्ठेनशप्तोदोग्ध्रीवधात्किल ॥ ॥ ७ ॥ कुपितेनपिशाचत्वंप्रापितोगुरुणाततः ॥ कथंमुक्तःपिशाचत्वादित्येतत्संशयःप्रभो ॥ ८ ॥ नसिंहासनयोग्योहिभवेच्छापसमन्वितः ॥ मुनिनामोचितःशापात्केनाऽन्येनचकर्मणा ॥ ९ ॥ एतन्मेब्रूहिविप्रर्षेशापमोक्षणकारणम् ॥ आनीतस्तुकथंपित्रास्वगृहेतादृशाकृतिः ॥ १० ॥

वशीभूत हो राजा स्वर्गको गये वहां देवताओंसे सन्मानित हो इन्द्रासनके समीपमें सर्वदा सूर्यकी समान दीप्ति पानेलगे ॥ ६ ॥ जनमेजयने कहा हे भगवन् ! आपने कथा प्रसंगसे पहले कहा है कि, जब सत्यव्रतने धेनुवध किया था तब महर्षि वसिष्ठने कुपित होकर उनको ॥ ७ ॥ पिशाच होओ यह कहकर शाप दिया था. सम्प्रति किसप्रकार वह पिशाचत्वसे छूटे ? इसका मुझको अत्यन्त सन्देह होता है ॥ ८ ॥ सत्यव्रत शापग्रस्त होनेसे सिंहासनके अयोग्य हुए किन्तु मुनिवरने किस कार्य द्वारा उनको शापसे छुडाया ॥ ९ ॥ इस शापसे पिशाचाकृति पुत्रको पिताने किसप्रकार गृहमें बुलाया. हे विप्रर्षे ! अब उनकी मुक्तिका कारण मुझसे भलीभाँति वर्णन कीजिये ॥ १० ॥

व्यासजीने कहा वसिष्ठके शापसे सत्यव्रत शीघ्र पिशाचत्वको प्राप्त हो अत्यन्त कुत्सित दुर्द्धर्ष ( सहनेके अयोग्य ) और सर्वलोकको भयदायक होगयेथे ॥ ११॥ किन्तु जब उन्होंने भक्तिभावसे देवीकी उपासना की तब देवीने प्रसन्न होकर उनको दिव्यदेह दान की ॥ १२ ॥ देवीके कृपामृत सींचनेसे उनका पाप क्षय और पिशाचाकृति दूर होगई. तब सत्यव्रत पापरहित होकर अत्यन्त तेजस्वी हुए ॥१३॥ परमशक्तिके प्रसादसे वसिष्ठ उनके प्रति प्रसन्न हुए उनके अनुग्रहसे पिताभी सत्यव्रतके ऊपर प्रसन्न हुए ॥ १४ ॥ पिताके मरजानेपर धर्मात्मा सत्यव्रत राजा हो राज्यशासन और बीच बीचमें अनेक प्रकार यज्ञोंका अनुष्ठान कर देवदेवी सनातनीकी अर्चना करने लगे ॥१५॥हे महाराज ! इन त्रिशंकुके हारिश्चन्द्रनामक एक परम सुन्दर पुत्र उत्पन्न हुआ उस शोभायमान राजपुत्रके अंगमें

॥व्यासउवाच॥वसिष्ठेनचशप्तोऽसौसद्यःपैशाचतांगतः ॥ दुर्वेषश्चाऽतिदुर्धर्षःसर्वलोकभयंकरः ॥११॥यदैवोपासितादेवीभक्त्यासत्यव्रतेनह॥ तयाप्रसन्नयाराजन्दिव्यदेहःकृतःक्षणात् ॥१२॥ पिशाचत्वंगतंतस्यपापंचैवक्षयंगतम् ॥ विपाप्माचाऽतितेजस्वीसंभूतस्तत्कृपामृतात् ॥१३॥ वसिष्ठोऽपिप्रसन्नात्माजातःशक्तिप्रसादतः॥पिताऽपिचबभूवाऽस्यप्रेमयुक्तस्त्वनुग्रहात् ॥ १४ ॥ राज्यंशशासधर्मात्मामृतेपितरिपार्थिवः ॥ ईजेचविविधैर्यज्ञैर्देवदेवींसनातनीम् ॥ १५ ॥ तस्यपुत्रोबभूवाऽथहरिश्चंद्रःसुशोभनः ॥ लक्षणैःशास्त्रनिर्दिष्टैःसंयुतश्चाऽतिसुंदरः ॥ १६ ॥ युवराजंसुतंकृत्वात्रिशंकुःपृथिवीपतिः ॥ मानुषेणशरीरेणस्वर्गंभोक्तुंमनोदधे ॥ १७ ॥ वसिष्ठस्याऽऽश्रमंगत्वाप्रणम्यविधिवन्नृपः ॥ उवाचवचनंप्रीतःकृतांजलिपुटस्तदा ॥ १८ ॥राजोवाच ॥ ब्रह्मपुत्रमहाभागसर्वमंत्रविशारद ॥ विज्ञप्तिंमेसुमनसाश्रोतुमर्हसितापस ॥ १९ ॥ इच्छामेऽद्यसमुत्पन्नास्वर्गलोकसुखायच ॥ अनेनैवशरीरेणभोगान्भोक्तुममानुषान् ॥ २० ॥ अप्सरोभिश्चसंवासःक्रीडितुंनंदनेवने ॥ देवगंधर्वगानंचश्रोतव्यंमधुरंकिल ॥ २१ ॥

सम्पूर्ण शास्त्रविहित सुलक्षण विराजमान थे॥१६॥पृथ्वीपति त्रिशंकुने पुत्रको युवराज करके मनुष्य देहसेही स्वर्ग भोगकरनेकी इच्छा की॥१७॥तब राजाने प्रसन्न चित्तसे वसिष्ठके आश्रममें जाय विधिपूर्वक प्रणाम कर हाथ जोड उनसे कहा॥१८॥हे तपोधन ! आप ब्रह्माके पुत्र और सम्पूर्ण वैदिकमंत्रोंके पारदर्शी हैं इस कारण आपके सौभाग्यकी सीमा नहीं है, अतएव आपसे एक विषय निवेदन करता हूं आप प्रसन्नचित्तसे वह सुनिये॥१९॥इस समय इस मनुष्य शरीरसेही स्वर्गलोकके सुख और सम्पूर्ण देवताओंकी भोग्यवस्तु भोगकरनेकी इच्छा उपस्थित हुई है॥२०॥नन्दनवनमें विहार,अप्सराओंके संग सहवास और देव गन्धर्वोंके मधुर संगीत सुन

नेकी इच्छा उत्पन्न हुई है॥ २१ ॥ अतएव हे महामुने मैं जिससे इसी शरीरके द्वारा स्वर्गमें वास करसकूं आप मुझको ऐसेही यज्ञमें नियोजित कीजिये ॥२२॥ हे मुनिवर ! आप यह कार्य सम्पादन करनेमे भलीभाँति समर्थ है.अतएव आप मेरे कार्यमें इससमय प्रवृत्त हूजिये. आप यज्ञकरके मुझको शीघ्रही दुर्लभ देवलोक प्रदान कीजिये ॥ २३ ॥ वसिष्ठने कहा हे राजन् ! मनुष्य देहसे स्वर्गमें वास करना अत्यन्त दुर्लभ है. मृतकपुरुष पुण्यबलसे स्वर्गमें वास करते है यही वीर प्रसिद्ध है ॥ २४ ॥ अतएव हे सर्वज्ञ ! तुम्हारा मनोरथ दुर्लभ है इस कारण मैं इससे डरता हूँ. हे महाराज ! जीवित पुरुषको अप्सराओंके सहित सहवास अत्यन्त दुर्लभ है ॥२५॥ अतएव हे महाभाग ! पहले यज्ञका अनुष्ठान कीजिये फिर यह देह त्यागकर स्वर्ग प्राप्त कीजिये. व्यासजीने कहा हे महाराज ! महर्षि वसि

याजयत्वंमखेनाऽशुताद्दशेनमहामुने ॥ यथाऽनेनशरीरेणवसेलोकंत्रिविष्टपम् ॥ २२ ॥ समर्थोऽसिमुनिश्रेष्ठकुरुकार्यंममाऽऽधुना ॥ प्रापयाऽऽशुमखंकृत्वादेवलोकंदुरासदम् ॥ २३ ॥ वसिष्ठउवाच ॥ राजन्मानुषदेहेनस्वर्गेवासःसुदुर्लभः ॥ मृतस्यहिध्रुवंस्वर्गःकथितःपुण्यकर्मणा ॥ २४ ॥ तस्माद्बिभेमिसर्वज्ञदुर्लभाच्चमनोरथात् ॥ अप्सरोभिश्चसंवासोजीवमानस्यदुर्लभः ॥ २५ ॥ कुरुयज्ञान्महाभागमृतःस्वर्गमवाप्स्यसि ॥ व्यासउवाच ॥ इत्याकर्ण्यवचस्तस्यराजापरमदुर्मनाः ॥२६॥ उवाचवचनंभूयोवसिष्ठंपूर्वरोपितम् ॥ नत्वंयाजयसेब्रह्मन्गर्वाद्वेशाच्चमांयदि ॥ २७ ॥ अन्यंपुरोहितंकृत्वायक्ष्येऽहंकिलसांप्रतम् ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यवसिष्ठःकोपसंयुतः ॥ २८ ॥ शशापभूपतिंचेतिचांडालोभवदुर्मते ॥ अनेनत्वंशरीरेणश्वपचोभवसत्वरम् ॥ २९ ॥ स्वर्गकृंतनपापिष्ठसुरभीवधदूषित ॥ ब्रह्मपत्नीहरोच्छिन्नधर्ममार्गविदूषक ॥ ३० ॥ नतेस्वर्गगतिःपापमृतस्याऽपिकथंचन ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तोगुरुणाराजंस्त्रिशंकुस्तत्क्षणादपि ॥ ३१ ॥

ष्ठ धेनुवधके कारण पहलेसेही राजाके प्रति रोषयुक्त थे इसकारण उन्होंने राजासे ऐसे वचन कहे फिर राजा यह सुनकर अत्यन्त विमन हो ॥२६॥ महर्षिसे फिर कहनेलगे हे ब्रह्मन् ! गर्वके अत्यन्त वशीभूत हो यदि आप मुझको यज्ञ न करावेंगे ॥२७॥ तो मै इससमय दूसरे पुरोहितको बुलाकर यज्ञका अनुष्ठान करूंगा. वसिष्ठने राजाके इस प्रकार वचन सुन कुपित होकर ॥ २८ ॥ उनको शाप दिया रे दुर्मते! तू चाण्डाल हो अधिक क्या तू शीघ्रही इस शरीरसे श्वपच पिशाच हो ॥२९॥ जिससे स्वर्ग मार्ग रोकता है. तैने उसी प्रकार पापकार्य किया है तैंने ब्राह्मणकी पत्नी हरणकर धर्ममार्ग नष्ट किया है तू गोवध करके दूषित हुआ है और तू धर्म विदूषक है॥ ३०॥ अतएव हे पापिष्ठ! तेरे मरनेपरभी कभी स्वर्ग प्राप्त न होगा. व्यासजीने कहा हे राजन्! त्रिशंकु गुरुके ऐसे निष्ठुर वचन सुनतेही तत्काल। ३१।

उसी शरीरसे वहां श्वपचाकृति हुए तिसी समय उनके सुवर्णकुण्डल लोहमय होगये ॥ ३२ ॥ उनके शरीरमे जो सुगन्धित चन्दन था वह विष्ठाकी समान गन्धयुक्त होगया उनके जो मनोहर पीताम्बर युगल परिधान थे वह नीलवर्ण होगये ॥ ३३ ॥ उन महात्माके शापसे उनका शरीर हाथीके समान वर्णयुक्त होगया. हे राजन्! जो परमाशक्तिके उपासक है उनके कोपसे इसीप्रकार फल होता है इसमें सन्देह नहीं ॥ ३४ ॥ अतएव शक्तिके भक्त मनुष्यका अपमान करना कभी उचित नहीं है. हे मुनिसत्तम! वसिष्ठ देवीके गायत्री जपमें सदा तत्पर थे इसीकारण उनके कोपसे राजाकी दुर्दशा हुई इसमें क्या विचित्रता है ॥ ३५ ॥ तब राजा त्रिशंकु अपना निन्दनीय देह देखकर दुःखित हुए और घर नहीं गये बरन दीनवेशसे वनको चलेगये ॥ ३६ ॥ राजा त्रिशंकु दुःखसे अभिभूत हो चिन्ता करने

तत्रतेनशरीरेणबभूवश्वपचाकृतिः ॥ कुंडलेऽश्ममयेवापिजातेतस्यचतत्क्षणात् ॥ ३२ ॥ देहेचंदनगंधश्चविगंधोह्यभवत्तदा ॥ नीलवर्णेऽथसंजातेदिव्येपीतांबरेतनौ ॥ ३३ ॥ गजवर्णोभवद्देहःशापात्तस्यमहात्मनः ॥ शक्त्युपासकरोषेणफलमेतदभून्नृप ॥ ३४ ॥ तस्माच्छ्रीशक्तिभक्तोहिनाऽवमान्यःकदाचन ॥ गायत्रीजपनिष्ठोहिवसिष्ठोमुनिसत्तमः ॥ ३५ ॥ दृष्ट्वानिंद्यंनिजंदेहंराजादुःखमवाप्तवान् ॥ नजगामगृहेदीनोवनमेवाऽभितोययौ ॥ ३६ ॥ चिंतयामासदुःखार्तस्त्रिशंकुःशोकविह्वलः ॥ किंकरोमिक्वगच्छामिदेहोमेऽतीवनिंदितः ॥ ३७ ॥ कर्तव्यंनैवपश्यामियेनमेदुःखसंक्षयः ॥ गृहेगच्छामिचेत्पुत्रःपीडितोऽत्रभविष्यति ॥ ३८ ॥ भार्याऽपिश्वपचंदृष्ट्वानांगीकारंकरिष्यति ॥ सचिवानादरिष्यंतिवीक्ष्यमामीदृशंपुनः ॥ ३९ ॥ ज्ञातयोबंधुवर्गश्चसंगतोनभजिष्यति ॥ सर्वैस्त्यक्तस्यमेनूनंजीवितान्मरणंवरम् ॥ ४० ॥ विषंवाभक्षयित्वाद्यपतित्वावाजलाशये ॥ कृत्वावाकंठपाशंचदेहत्यागंकरोम्यहम् ॥ ४१ ॥

लगे मेरा शरीर ऐसा हुआ है अतएव इस अवस्थामें कहाँ जाऊं अथवा क्या उपाय करूं ॥ ३७ ॥ जिससे मेरा दुःख दूर हो ऐसा कोई उपाय नहीं दीखता. यदि घर जाऊं तो पुत्र मेरी यह अवस्था देखकर अत्यन्त कातर होगा इसमें सन्देह नहीं ॥ ३८ ॥ भार्या मुझको श्वपचाकृति देखकर फिर ग्रहण न करेगी मंत्री भी मेरा इस प्रकार अंग देखकर पहलेकी समान आदर न करेंगे ॥ ३९ ॥ विशेषकर ज्ञाति और बान्धव वर्ग मेरे निकट आय पहलेकी समान सेवा नहीं करेंगे. अतएव परित्यक्त होकर जीवित रहनेकी अपेक्षा मरनाही श्रेष्ठ है इसमें सन्देह नहीं ॥ ४० ॥ मैं विषपान कर अथवा जलाशयमें डूब वा गलेमें रस्सी बाँध जीवनत्याग करूंगा ॥ ४१ ॥

अथवा बलपूर्वक देह प्रज्वलित अग्निमें विधिके अनुसार जलाऊंगा किंवा निराहार रहकर इस अत्यन्त दूषितजीवको विसर्जन करूंगा ॥ ४२ ॥ किन्तु हा इससे आत्महत्याका पाप होगा इसकारण हत्यादोषके वशीभूत हो प्रतिजन्ममे फिर श्वपचत्व और शाप प्राप्त होगा ॥ ४३ ॥ मनमें इसप्रकार विचार भूपतिने फिर चिन्ताकरके स्थिर किया कि, अब आत्महत्या करना मुझको कभी उचित नहीं है ॥ ४४ ॥ इस कर्मविपाकका भोग होनेसे वह अवश्य दूर होगा, अतएव इस देहसे वनमे अपने कियेहुए कर्मोंको भोगूं ॥४५॥ विशेषकर भोगनेके अतिरिक्त प्रारब्धकार्य कभी दूर नहीं होता. अतएव जो जो शुभ अथवा अशुभ कार्य किये हैं इस स्थानमें वह सम्पूर्ण भोगूंगा ॥ ४६ ॥ मै सदाही पवित्र आश्रमके समीप स्थानमें वास तीर्थस्थानमें पर्यटन अंबिकाका स्मरण और साधुओंकी सेवा

अग्नौवाज्वलितेदेहंजुहोमिविधिवद्बलात् ॥ कृत्वावाऽनशनंप्राणांस्त्यजामिदूषितान्भृशम् ॥ ४२ ॥ आत्महत्याभवेन्नूनंपुनर्जन्मनिजन्मनि॥श्वपचत्वंचशापश्चहत्यादोषाद्भवेदपि ॥४३॥ पुनर्विचार्यभूपालश्चेतसासमचिंतयत् ॥ आत्महत्यानकर्तव्यासर्वथैवमयाऽधुना ॥ ४४ ॥ भोक्तव्यंस्वकृतंकर्मदेहेनाऽनेनकानने ॥ भोगेनाऽस्यविपाकस्यभवितासर्वथाक्षयः ॥ ४५ ॥ प्रारब्धकर्मणांभोगादन्यथानक्षयोभवेत् ॥ तस्मान्मयाऽत्रभोक्तव्यंकृतंकर्मशुभाशुभम् ॥ ४६ ॥ कुर्वन्पुण्याश्रमाभ्याशेतीर्थानांसेवनंतथा ॥ स्मरणंचांबिकायास्तुसाधूनांसेवनंतथा ॥ ४७ ॥ एवंकर्मक्षयंनूनंकरिष्यामिवनेवसन् ॥ भाग्ययोगात्कदाचित्तुभवेत्साधुसमागमः ॥ ४८ ॥ इतिसंचिंत्यमनसात्यक्त्वास्वनगरंनृपः ॥ गंगातीरेगतःकामंशोचंस्तत्रैवसंस्थितः ॥ ४९ ॥ हरिश्चंद्रस्तदाज्ञात्वापितुःशापस्यकारणम् ॥ दुःखितःसचिवांस्तत्रप्रेषयामास पार्थिवः ॥ ५० ॥ सचिवास्तत्रगत्वाऽशुतमूचुःप्रश्रयान्विताः ॥ प्रणम्यश्वपचाकारंनिःश्वसंतंमुहुर्मुहुः ॥ ५१ ॥ राजन्पुत्रेणतेनूनंप्रेषितान्समुपागतान् ॥ अवेहिसचिवांस्त्वन्नोहरिश्चंद्राज्ञयास्थितान् ॥ ५२ ॥

करूंगा ॥४७॥ वनमें वास करके इसप्रकार निश्चयही कर्मक्षय करूंगा अनन्तर भाग्यवश यदि कभी साधुसमागम संघटित हो तवही मेरी कार्यसिद्धि होगी ॥ ४८॥ नरपति मनमे इस प्रकार चिन्ता कर अपने नगरको छोड गंगाके तटपर गये और अनेक अनुताप करके उस सुरनदीके पुलिनमें स्थितिकरने लगे ॥४९॥ इधर पृथ्वीपति हरिश्चन्द्रने पिताके शापका कारण जान दुःखित हृदयसे मंत्रियोंको उनके निकट भेजा ॥५०॥ जिस समय राजा चाण्डालकी समान हो वारंवार श्वास छोड रहेथे उसी समय मंत्रियोंने उनके निकट उपस्थित हो अति विनीतभावसे प्रणाम करके कहा ॥ ५१ ॥ हे राजन् ! आपके पुत्रने हमको भेजा है

उनकी अनुमतिके अनुसार हम आपके पास आये हैं हम राजा हरिश्चन्द्रके आज्ञानुवर्त्ती मन्त्री है यह आप सत्य जानिये॥५२॥हे नरनाथ! आपके पुत्र युवराज ने जो कहा है सो सुनिये. उन्होंने कहा है कि, हमारे पिताको तुम शीघ्र इसस्थानमें ले आओ ॥ ५३ ॥ अतएव हे राजन् ! मनकी वेदना छोडकर राजधानीमें चलिये क्या मन्त्रीलोग क्या प्रजालोग सम्पूर्णही आपकी सदा सेवा करेंगे ॥५४॥ गुरुदेव वसिष्ठ जिससे आपके प्रति दयायुक्त हों हम सम्पूर्ण उसी प्रकार उनको प्रसन्न करेंगे तो अवश्यही वह महातेजा प्रसन्न होकर शीघ्र आपका दुःख दूर करेंगे ॥ ५५ ॥ हे राजन् ! आपके पुत्रने इस प्रकार अनेक बातें कही हैं अतएव आप इससमय अपने घरको चलिये॥५६॥व्यासजीने कहा हे नरनाथ ! उन श्वपचाकृति नरपतिने उनके यह वचन सुनकरभी अपने घर जानेकी इच्छा न की ॥

युवराजसुतःप्राहयत्तच्छृणुनराधिप ॥ आनयध्वंनृपंयूयंसंमान्यपितरंमम ॥ ५३ ॥ तस्माद्राजन्समागच्छराज्यंप्रतिगतव्यथः ॥ सेवां सर्वेकरिष्यतिसचिवाश्चप्रजास्तथा ॥ ५४ ॥ गुरुंप्रसादयिष्यामःसयथातुदयेतवै ॥ प्रसन्नोऽसौमहातेजादुःखस्यांतंकरिष्यति ॥ ५५ ॥ इतिपुत्रेणतेराजन्कथितंबहुधाकिल ॥ तस्माद्गमनमेवाऽऽशुरोचतांनिजसद्मनि ॥ ५६ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितेषांनृपःश्रुत्वाभाषितंश्वप चाकृतिः ॥ स्वगृहंगमनायाऽसौनमतिंकृतवानदः ॥ ५७ ॥ तानुवाचतदावाक्यंव्रजंतुसचिवाःपुरम् ॥ गत्वापुरंमहाभागाब्रुवंतुवचनान्मे ॥ ५८ ॥ नागमिष्याम्यहंपुत्रकुरुराज्यमतंद्रितः ॥ मानयन्ब्राह्मणान्देवान्यजन्यज्ञैरनेकशः॥ ५९ ॥ नाऽहंश्वपचवेषेणगर्हितेनमहात्मभिः ॥ आगमिष्याम्ययोध्यायांसर्वेगच्छंतुमाचिरम् ॥ ६० ॥ पुत्रंसिंहासनेस्थाप्यहरिश्चंद्रंमहाबलम् ॥ कुर्वंतुराज्यकर्माणियूयंतत्रममाज्ञया ॥ ६१॥ इत्यादिष्टास्ततस्तेतुरुरुदुश्चाऽऽतुराभृशम् ॥ सचिवानिर्ययुस्तूर्णंनत्वातंचवनाश्रमात् ॥ ६२ ॥ अयोध्यायामुपागत्यपुण्येऽह्निविधिपूर्वकम् ॥ अभिषेकंतदाचक्रुहरिश्चंद्रस्यमूर्ध्नितेः ॥ ६३ ॥

॥५७॥ वरन् उनसे कहा कि, हे मंत्रियो ! तुम घरको लौट जाओ और तुम घर जायकर मेरे वचनानुसार पुत्रसे कहो कि॥५८॥अब मैं घरको नहीं आऊंगा तुम आलस्य छोड सावधान होकर राज्यशासन करो विशेषकर ब्राह्मणोंका सन्मान और अनेक यज्ञोका अनुष्ठान तथा देवताओंकी अर्चना करो॥५९॥ मैं इस निन्दनीय चाण्डालवेशसे महानुभाव गणोंके सहित अयोध्यामें जानेकी इच्छा नहीं करता अतएव तुम शीघ्रही अयोध्याको जाओ॥६०॥मेरे आज्ञानुसार मेरे पुत्र महाबल हरिश्चन्द्रको सिंहासनपर स्थापितकर तुम राज्य कार्य सम्पादन करो ॥ ६१ ॥ अनन्तर मंत्रियोंने राजाकी इसप्रकार आज्ञा सुन कातर हृदयसे अत्यन्त रोदन किया और उनको प्रणामकर शीघ्रही वनाश्रमसे निकले ॥६२॥ तिसकाल उन्होंने अयोध्यामें आये पवित्र दिन देख हरिश्चन्द्रके मस्तकमें विधिपूर्वक

मन्त्रपूत अभिषेकजल प्रदान किया ॥ ६३ ॥ वह तेजस्वी धर्मनिष्ठ हरिश्चन्द्र राजाकी आज्ञानुसार राज्यमे अभिषिक्त हो निरन्तर पिताको स्मरण कर मंत्रियोंके सहित धर्मानुसार राज्य शासन करने लगे ॥६४॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां द्वादशोऽध्यायः ॥१२॥ जनमेजयने कहा हे मुनिसत्तम ! नरपतिकी आज्ञानुसार मंत्रियोंने हरिश्चन्द्रको राज्यपदमें अभिषिक्त किया किन्तु त्रिशंकु उस चाण्डाल देहसे किसप्रकार छूटे ? वह आप मुझसे कहिये ॥१॥ यह गंगाके तटपर पवित्र जलमें स्नानकर वनमें प्राणपरित्यागपूर्वक शापसे छूटे थे अथवा गुरु वसिष्ठदेवने कृपा करके उनकी शापसे रक्षा की थी? ॥ २ ॥ हे ऋषिवर ! मैं उन नरपतिका चरित्र सुननेकी अत्यन्त इच्छा करता हूं इस कारण आप उनके सब अद्भुत चरित्र मुझसे विस्तारपूर्वक वर्णन कीजिये ॥३॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! राजा पुत्रको राज्यपदमें अभिषिक्तकर सन्तुष्टचित्त हुए और भगवती भवानीका ध्यान करते हुए उस वनमें काल व्यतीत करने लगे ॥ ४ ॥

अभिषिक्तस्तुतेजस्वीसचिवाश्चनृपाज्ञया ॥ राज्यंचकारधर्मिष्ठःपितरंचिंतयन्भृशम् ॥६४॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेद्वादशोऽध्यायः॥१२॥राजोवाच॥हरिश्चंद्रःकृतोराजासचिवैर्नृपशासनात्॥त्रिशंकुस्तुकथंमुक्तस्तस्माच्चांडालदेहतः ॥१॥ मृतोवावनमध्येतुगंगातीरेपरिप्लुतः॥गुरुणावाकृपांकृत्वाशापात्तस्माद्विमोचितः॥२॥एतद्वृत्तांतमखिलंकथयस्वममाग्रतः॥चरितंतस्यनृपतेःश्रोतुकामोऽस्मिसर्वथा ॥ ३॥ व्यासउवाच ॥ अभिषिक्तंसुतंकृत्वाराजासंतुष्टमानसः ॥ कालातिक्रमणंतत्रचकारचिंतयञ्छिवाम् ॥ ४ ॥ एवंगच्छतिकालेतुतपस्तप्त्वासमाहितः ॥ द्रष्टुंदारान्सुतादींश्चतदाऽगात्कौशिकोमुनिः ॥५॥ आगत्यस्वजनंदृष्ट्वासुस्थितंमुदमाप्तवान् ॥ भार्यांपप्रच्छमेधावीस्थितामग्रेसपर्यया ॥६॥ दुर्भिक्षेतुकथंकालस्त्वयानीतःसुलोचने ॥ अन्नंविनात्विमेबालाःपालिताःकेनतद्वद ॥७॥ अहंतपसिसंबद्धोनाऽऽगतःशृणुसुंदरि ॥ किंकृतंतुत्वयाकान्तेविनाद्रव्येणशोभने ॥ ८ ॥ मयाचिंताकृतातत्रश्रुत्वादुर्भिक्षमद्भुतम् ॥ नागतोऽहंविचार्यैवंकिंकरिष्यामिनिर्धनः ॥ ९ ॥

इस प्रकार कुछ काल व्यतीत होनेपर कुशिकपुत्र विश्वामित्र एकाग्रचित्तसे तपस्याका अनुष्ठान समाप्तकर स्त्री और पुत्रोंको देखनेके लिये अपने घर आये ॥ ५ ॥ वह बुद्धिमान् घर आये पुत्रोंको स्वच्छन्दतासे रहते देख अत्यन्त आनन्दित हुए और जब उनकी भार्या उनकी सेवा करनेके लिये सन्मुख आई तब उन्होंने उससे पूँछा ॥ ६ ॥ हे सुलोचने ! दुर्भिक्षके समय तुमने किसप्रकार काल व्यतीत किया ? घरमें कुछ भी अन्न नहीं था. तो इन बालकोका किस उपायसे प्रतिपालन किया यह तुम मुझसे कहो ॥७॥ हे सुन्दरि ! मैं तपश्चर्य्यामें सम्यक् प्रकार बँधा हुआ था इसकारण तुम्हारा पालन करनेके लिये यहाँ नहीं आसका किन्तु हे कान्ते ! तुमने खाद्य द्रव्यके अभावसे क्या उपाय अवलम्बन किया था ॥ ८ ॥ हे शोभने ! मैने अद्भुत दुर्भिक्षका वृतान्त

सुनकर तिसकाल विचार किया कि, मै धनहीन हूं इस कारण इस समय वहाँ जाकर क्या करूंगा ? इसप्रकार विचार करही मै यहाँ नहीं आया॥९॥हे वामोरु तब मैं एकदिन भूँखसे अत्यन्त कातर हो कोई उपाय न देखकर एक चाण्डालके घरमें चोरभावसे घुसा ॥ १०॥ घरमें घुसकर श्वपचको सोताहुआ देखा तब मैं भूँखसे अत्यन्त कातर हो उसकी पाकशालाको ढूंढताहुआ उसमें उपस्थित हुआ ॥११॥ भोजनकी हांडी उघाडकर भोजनके लिये जिससमय पक्व कुत्तेका मांस ग्रहणकिया तिसी समय उस श्वपचने मुझको देखा॥१२॥उसने मुझसे आदरपूर्वक पूंछा कि,तुम कौन हो?किसकारण रात्रिके समय मेरे घरमे घुसेहो।अथवा किसलिये पाककी हाँडी उघाडतेहो ? तुम्हारा क्या प्रयोजन है सो मुझसे कहो ॥ १३ ॥ हे सुन्दरि ! जब चाण्डालने मुझसे यह बात पूंछी तब मैं भूँखसे अत्यन्त कातर था इसकारण मैंने अपनी इच्छा गद्गदस्वरसे कही ॥ १४ ॥ मैं तपस्वी ब्राह्मण हूं क्षुधासे अत्यन्त क्लेश पाय चौरभावसे तुम्हारे घरमें आय इस हाँडीमें भक्ष्यद्रव्य

अहमप्यतिवामोरुपीडितःक्षुधयावने ॥ प्रविष्टश्चौरभावेनकुत्रचिच्छ्वपचालये ॥१०॥ श्वपचंनिद्रितंदृष्ट्वाक्षुधयापीडितोभृशम्॥महानसंपरिज्ञाय भक्ष्यार्थंसमुपस्थितः॥११॥यदाभांडंसमुद्घाट्यपक्वंश्वतनुजामिषम्॥गृह्णामिभक्षणार्थायतदादृष्टस्तुतेनवै ॥१२॥ पृष्टःकस्त्वंकथंप्राप्तोगृहेमेनिशि सादरम्॥ब्रूहिकार्यंकिमर्थंत्वमुद्घाटयसिभांडकम्॥१३॥इत्युक्तःश्वपचेनाऽहंक्षुधयापीडितोभृशम्॥ तमवोचंसुकेशान्तेकामंगद्गदयागिरा ॥१४॥ ब्राह्मणोऽहंमहाभागतापसःक्षुधयार्दितः ॥ चौरभावमनुप्राप्तोभक्ष्यंपश्यामिभांडके ॥ १५ ॥ चौरभावेनसंप्राप्तोऽस्म्यतिथिस्तेमहामते॥क्षुधितोऽस्मिददस्वाज्ञांमांसमद्मिसुसंस्कृतम्॥१६॥विश्वामित्रउवाच॥श्वपचस्तुवचःश्रुत्वामामुवाचसुनिश्चितम्॥ भक्षंमाकुरुवर्णाग्र्यजानीहिश्वपचालयम्॥१७॥ दुर्लभंखलुमानुष्यंतत्राऽपिचद्विजन्मता ॥ द्विजत्वेब्राह्मणत्वंचदुर्लभंवेत्सिकिंनहि ॥१८॥ दुष्टाहारोनकर्तव्यःसर्वथालोकमिच्छता ॥ अग्राह्यामनुनाप्रोक्ताःकर्मणासप्तचांत्यजाः ॥ १९ ॥

ढूंढता हूं ॥ १५ ॥ हे महामते ! मैं इस समय तुम्हारे घरमें चौरभावसे अतिथि हूं, विशेषकर मैं इससमय क्षुधासे अत्यन्त पीडित हूं इसकारण सुसंस्कृत मांस भोजन करूंगा तुम इस विषयमें मुझको अनुमति दो॥१६॥श्वपचने मेरे यह वचन सुनकर मुझसे शास्त्रविहित वचन कहे, हे वर्णश्रेष्ठ!इसे चाण्डालका घर जानना चाहिये अतएव आप इसको कभी भक्षण न कीजिये ॥ १७॥ देखो इस लोकमें मनुष्यका जन्म अत्यन्त दुर्लभ है और यद्यपि मनुष्यका जन्म प्राप्त हो तथापि ब्राह्मणका जन्म उसकी अपेक्षा अत्यन्त दुर्लभ है और ब्राह्मणसे ब्राह्मणत्व प्राप्त करना अतिकठिन हैं यह क्या आप नहीं जानते हैं ?॥१८॥ जो स्वर्गादि प्राप्त करनेकी इच्छा करते है उनको दूषित अन्न कभी आहार करना नहीं चाहिये. महर्षि मनुने कर्मके अनुसार सप्त जातिको अन्त्यज कहकर अग्राह्य किया है॥१९॥

इसकारण हे विप्र ! मैं भी कर्मके वशीभूत होनेसे श्वपचजातिमें उत्पन्न होकर सबके त्यागने योग्य हुआ हूं इसमें संशय नहीं. हे द्विजवर ! लोभवशसे नहीं किन्तु इस अभिप्रायसे मैं आपको भक्षण करनेसे निवारण करता हूं ॥ २० ॥ वर्णसंकरदोष आपको न लगे. विश्वामित्रने कहा हे धर्मज्ञ ! तुम सत्य कहते हो तुम्हारे चाण्डाल होनेपर भी तुम्हारी बुद्धि अत्यन्त निर्मल है ॥ २१ ॥ इस समय मैं तुमसे आपद्धर्मका सूक्ष्ममार्ग कहता हूं सुनो. हे मानद ! सम्पूर्ण समयमें देहकी रक्षा करना सम्यक् प्रकार श्रेष्ठ है ॥ २२ ॥ किन्तु यदि उसमें पाप हो तो आपदाके अन्तमें शुद्धिके लिये उस पापका प्रायश्चित्त करना चाहिये और आपद कालके विना पापकार्य करनेसे मनुष्योंकी दुर्गति होती है किन्तु आपत कालके समय नहीं होती ॥ २३ ॥ जो मनुष्य भूखा मरता है अन्तमें उसको नरक

त्याज्योऽहंकर्मणाविप्रश्वपचोनाऽत्रसंशयः ॥ निवारयामिभक्ष्यात्त्वांनलोभेनांजसाद्विज ॥ २० ॥ वर्णसंकरदोषोऽयंमायातुत्वांद्विजोत्तम ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ सत्यंवदसिधर्मज्ञमतिस्तेविशदांत्यज ॥ २१ ॥ तथाऽप्यापदिधर्मस्यसूक्ष्ममार्गंब्रवीम्यहम् ॥ देहस्यरक्षणंकार्यंसर्वथा यदिमानद ॥ २२ ॥ पापस्यान्तेपुनःकार्यंप्रायश्चित्तंविशुद्धये ॥ दुर्गतिस्तुभवेत्पापादनापदिनचाऽऽपदि ॥ २३ ॥ मरणात्क्षुधितस्याऽथनरकोनाऽत्रसंशयः ॥ तस्मात्क्षुधापहरणंकर्तव्यंशुभमिच्छता ॥ २४ ॥ तेनाऽहंचौर्यधर्मेणदेहंरक्षऽप्यथांत्यज ॥ अवर्षणेचचौर्येणयत्पापंकथितंबुधैः ॥ २५ ॥ योनवर्षतिपर्जन्यंतत्तुतस्मैभविष्यति ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ इत्युक्तेवचनेकान्तेपर्जन्यःसहसापतत् ॥ २६ ॥ गगनाद्धस्तिहस्ताभिर्धाराभिरभिकांक्षितः ॥ मुदितोऽहंघनंवीक्ष्यवर्षंतंविद्युतासह ॥ २७ ॥ तदाऽहंतद्गृहंत्यक्त्वानिःसृतःपरयामुदा ॥ कथयत्वंवरारोहेकालो नीतस्त्वयाकथम् ॥ २८ ॥

होता है इसमें संशय नहीं. इस कारण शुभाकांक्षी मनुष्योंकरके क्षुधाका निवारण अवश्य कर्तव्य है ॥ २४ ॥ हे अन्त्यज ! मैंने इसी कारण चौर्यवृत्ति अवलम्बन कर देहके रक्षा करनेकी इच्छा की है. देखो, दुर्भिक्षके समय अवर्षणमें चोरी करनेपर पंडितोंने जो पापका विधान किया है ॥ २५ ॥ यदि मेघ वर्षा न करे तो वह पाप उसकोही अवश्य स्पर्श करता है विश्वामित्र बोले हे कान्ते ! यह बात कहतेही सबके आकांक्षित पर्जन्य देव ॥ २६ ॥ सहसा हस्तिशुण्डाकार धारासे वर्षा करने लगे मेघोंको बिजलीसहित वर्षा करनेपर मैं उनको देखकर आनन्दित हुआ ॥ २७ ॥ तब अत्यन्त प्रसन्नतापूर्वक उस चाण्डालके घरको छोड बाहर निकला हे वरारोहे ! इस घने वनमें सम्पूर्ण प्राणियोंका क्षयकर अत्यन्त भयङ्कर वह दुर्भिक्षका समय तुमने किसप्रकार व्यतीत किया यह मुझसे कहो. व्यासजीने कहा हे महाराज !

पतिके इसप्रकार वचन सुन वह प्रियभाषिणी प्रियतमा उनसे कहनेलगी कि ॥ २८ ॥ २९ ॥ परमदारुण दुर्भिक्षके उपस्थित होनेपर मैंने जिसप्रकार काल व्यतीत किया है वह आप सुनिये, हे मुनिवर ! जब आपके तपस्याकरनेको चले जानेपर घोर दुर्भिक्ष उपस्थित हुआ॥ ३० ॥तब पुत्र क्षुधासे अत्यन्त कातर हो अन्नके लिये अतिदुःखित हुए जब मैं बालकोंको क्षुधार्त देखकर चिन्ता करनेलगी तब नीवारके लिये वनमें भ्रमण करतेहुए ॥ ३१ ॥मुझको कितनेही फल प्राप्त हुए इस प्रकार नीवारान्नसे कितनेही महीने व्यतीत होगये ॥ ३२॥ फिर क्रमानुसार उसकाभी अभाव होगया तब मनमें चिन्ता करने लगी इस दारुणदुर्भिक्षके समय वनमें नीवार अन्नकाभी अत्यन्त अभाव हुआ ॥ ३३ ॥ इससमय भिक्षाभी सुलभ नहीं है वृक्षोंपर भी फल नहीं हैं और पृथ्वीमेंभी मूल नहीं पायेजाते, बालक

कांतारेपरमःक्रूरःक्षयकृत्प्राणिनामिह॥व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वापतिमाहप्रियंवदा ॥२९॥ यथाशृणुमयानीतःकालःपरमदारुणः॥ गतेत्वयिमुनिश्रेष्ठदुर्भिक्षंसमुपागतम् ॥ ३० ॥ अन्नार्थंपुत्रकाःसर्वेवभूवुश्चाऽतिदुःखिताः ॥ क्षुधितान्बालकान्वीक्ष्यनीवारार्थंवनेवने॥ ३१ ॥ भ्रांताऽहंचिंतयाविष्टाकिंचित्प्राप्तंफलंतदा ॥ एवंचकतिचिन्मासानीवारेणाऽतिवाहिताः ॥ ३२ ॥ तदभावेमयाकांतचिंतितंमनसापुनः ॥ नभिक्षाकिलदुर्भिक्षेनीवारानाऽपिकानने ॥ ३३ ॥ नवृक्षेपुफलान्यासुर्नमूलानिधरातले ॥ क्षुधयापीडितावालारुदंतिभृशमातुराः ॥ ३४ ॥ किंकरोमिक्वगच्छामिकिंब्रवीमिक्षुधार्दितान् ॥ एवंविचिंत्यमनसानिश्चयस्तुमयाकृतः ॥ ३५ ॥ पुत्रमेकंददाम्यद्यकस्मैचिद्धनिनेकिल ॥गृहीत्वातस्यमौल्यंतुतेनद्रव्येणबालकान् ॥३६॥ पालयेहंऽक्षुधार्तांस्तुनाऽन्योपायोऽस्तिपालने ॥इतिसंचिंत्यमनसापुत्रोऽयंप्रहितोमया ॥ ३७ ॥ विक्रयार्थंमहाभागक्रंदमानोभृशातुरः ॥ क्रंदमानंगृहीत्वैनंनिर्गताऽहंगतत्रपा॥३८॥तदासत्यव्रतोमार्गेमामुद्वीक्ष्यभृशातुराम् ॥ पप्रच्छसचराजर्षिःकस्माद्रोदितिबालकः ॥ ३९ ॥

तो क्षुधाकी ज्वालासे कातर होकर अत्यन्त रोदन करते हुए॥ ३४ ॥इससमय क्या उपाय है? कहां जाऊं ? अथवा क्षुधित बालकोंसे क्या कहूं इस भाँति अनेक प्रकारके विषयकी चिन्ता करके स्थिर किया कि ॥ ३५ ॥ एक पुत्रको किसी धनीके निकट बेचूंगी और उसका मूल्य लेकर उस अर्थसे ॥ ३६ ॥ क्षुधार्त बालकोंका प्रतिपालन करूंगी इसके सिवाय पालन करनेका दूसरा उपाय नहीं है हे कान्त!इसप्रकार मनमें विचार इस बालककोही बेचनेकेलिये नियोजित किया॥ ३७॥हे महाभाग! तब यह बालक अत्यन्त कातर हो रोनेलगा तथापि मैं लज्जारहित हो रोतेहुए बालकको संगले आश्रमसे बाहर निकली ॥ ३८।।इससमय सत्यव्रतनामक राजर्षिने

मार्गमें मुझको अत्यन्त कातर देखकर पूँछा हे सुव्रते ! यह बालक किसकारण रोता है ॥३९॥ हे मुनिसत्तम ! तब मैंने उनसे कहा हे राजन् ! मैं इस बालकको
वेंचनेके लिये जाती हूं॥४०॥मेरे इस प्रकार वचन सुन राजाका हृदय करुणारससे अभिषिक्त हुआ. तब उन्होंने मुझसे कहा कि, तुम इस कुमारको लेकर
अपने आश्रममें जाओ ॥ ४१ ॥ जबतक मुनिवर आश्रममें न आवेंगे तबतक मैं इन कुमारोंके भोजनार्थ नित्य भोजनका उपयोगी मांस संग्रहकर तुम्हारे पास
लाऊंगा ॥ ४२॥ हे मुनिवर ! तबसेही यह भूपाल दयाके वशीभूत हो प्रति दिन मृग और शूकरोंको मारकर उनका मांस इस वृक्षमें बांध जाते ॥४३॥ हे कान्त
उससेही मैंने इन बालकोंकी उस दारुण संकटसागरसे रक्षा की,किन्तु यह भूपति मेरेही कारण वसिष्ठसे शापको प्राप्त हुए हैं॥४४॥किसी दिन उस राजाको वनमें मांस

तदाऽहंतमुवाचेदंवचनंमुनिसत्तम ॥ विक्रयार्थंनीयतेऽसौबालकोऽद्यमयानृप ॥ ४० ॥ श्रुत्वामेवचनंराजादयार्द्रहृदयस्ततः ॥ मामुवाचगृ
ह्याहिगृहीत्वैनंकुमारकम् ॥ ४१ ॥ भोजनार्थंकुमाराणामामिषंविहितंतव ॥ प्रापयिष्याम्यहंनित्यंयावन्मुनिसमागमः ॥ ४२॥ अहन्यहनि
भूपालोवृक्षेऽस्मिन्मृगसूकरान् ॥ विन्यस्ययातिहत्वाऽसौप्रत्यहंदययान्वितः ॥ ४३ ॥ तेनैवबालकाःकांतपालितावृजिनार्णवात् ॥ वसि
ष्ठेनाऽथशप्तोऽसौभूपतिर्ममकारणात् ॥ ४४ ॥ कस्मिंश्चिद्दिवसेमांसंनप्राप्तंतेनकानने ॥ हतादोग्ध्रीवसिष्ठस्यतेनाऽसौकुपितोमुनिः ॥ ४५ ॥
त्रिशंकुरितिभूपस्यकृतंनाममहात्मना ॥ कुपितेनवधाद्धेतोश्चांडालश्चकृतोनृपः ॥ ४६ ॥ तेनाऽहंदुःखिताजातातस्यदुःखेनकौशिक ॥ श्वप
चत्वमसौप्राप्तोमत्कृतेनृपनन्दनः ॥ ४७ ॥ येनकेनाऽप्युपायेनभवतानृपतेःकिल ॥ तस्माद्रक्षाप्रकर्तव्यातपसाप्रबलेनह ॥ ४८ ॥ व्यासउ
वाच ॥ इतिभार्यावचःश्रुत्वाकौशिकोमुनिसत्तमः ॥ तामाहकामिनींदीनांसांत्वपूर्वमरिंदम ॥ ४९ ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ मोचयिष्यामितं
शापान्नृपंकमललोचने ॥ उपकारःकृतोयेनकांताराद्रक्षितासिवै ॥ ५० ॥

प्राप्त न हुवा अतएव वसिष्ठकी कामधेनुका वध किया इस कारण मुनि उनपर क्रोधित हुए ॥४५॥ महात्मा मुनिने गोवधसे कुपित होकर उन भूपतिका त्रिशंकु
नाम रख उनको चाण्डाल किया ॥ ४६ ॥ हे कौशिक ! राजकुमार हमारा उपकार करनेके कारण चाण्डालपनेको प्राप्त हुए इसकारण उनके उस दुःखसे मैं
अत्यन्त दुखित हुई हूं ॥ ४७ ॥ अतएव जिस किसी उपायसे हो अथवा प्रबल तपस्याके बलसेही हो नृपतिकी उस विपद्से रक्षा करना आपको अवश्य कर्तव्य
है ॥४८॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! भार्याके इसप्रकार वचन सुन मुनिसत्तम कौशिक उस दुःखिता कामिनीको समझाकर कहने लगे॥४९॥विश्वामित्र बोले

हे कमललोचने ! जिस नरपतिने तुम्हारी उस दारुण संकटसे रक्षाकरके उपकार किया है मै उसको शापसे छुडा दूंगा ॥ ५० ॥ अधिक क्या विद्यावल अथवा तपोबलसेही हो मैं उसका दुःख निवारण करूंगा तिसकाल प्रियतमाको इस प्रकार समझाकर परमार्थविद् कौशिक ॥ ५१ ॥ किस प्रकारसे नरपतिका दुःखनाश करैं यही चिन्ता करनेलगे तब मुनिवर मनमें भलीभाँति विचारकर पृथ्वीपति त्रिशंकुके निकट गये ॥ ५२ ॥ तिस समय राजा त्रिशंकु श्वपचवेशसे चाण्डालके ग्राममें दीनभावसे वास कररहे थे नरपति मुनिवरको आताहुआ देख अत्यन्त विस्मित हो ॥ ५३ ॥ शीघ्रही उनके चरणोंमें दण्डकी समान गिरपडे तब द्विजवर कौशिकने उन गिरेहुए राजाको हाथ पकडकर॥५४॥उठाय प्रबोध वचनोंसे कहा हे महीपाल ! तुम हमारेलियेही वशिष्ठमुनिसे शापको प्राप्त हुए हो ॥५५॥ अतएव मैं तुम्हारा अभिलषित सम्पादन करूंगा इससमय क्या करें सो कहो, राजाने कहा मैने यज्ञ करनेके लिये पहले वसिष्ठसे प्रार्थनाकरके कहा ॥५६॥ हे मुनिवर! मै एक श्रेष्ठ यज्ञ करूंगा आप मेरा वह कार्य सम्पादन कीजिये जिससे मैं स्वर्ग जासकूं॥५७॥ हे विप्रवर! जिससे इसी शरीरद्वारा मै सुरपुरमें सुखसे शक्रभवनमें जा सकूं आप ऐसे यज्ञका अनुष्ठान कीजिये.तब वसिष्ठदेवने कुपित होकर मुझसे कहा॥५८॥हे दुर्मते ! तेरा मनुष्यदेहसे किसप्रकार स्वर्गमें वास होगा।मैं स्वर्गका लाल ची था इसकारण फिर भगवान् वसिष्ठसे कहा हे अनघ॥५९॥तो मै दूसरा पुरोहित कर सर्वोत्तम यज्ञका अनुष्ठान करूंगा तब वसिष्ठदेवने यह बात सुन क्रोधितहो तत्काल ''रे पामर!तू चाण्डाल हो''यह कहकर मुझको शापदिया॥६०॥हे मुनिवर!यह मैंने आपसे शापका सम्पूर्ण कारण निवेदन किया,इससमय आप मेरा दुःखनाश

विद्यातपोबलेनाऽहंकारिष्येदुःखसंक्षयम् ॥ इत्याश्वास्यप्रियांतत्रकौशिकःपरमार्थवित् ॥ ५१ ॥ चिंतयामासनृपतेःकथंस्याद्दुःखनाशनम् ॥ संविमृश्यमुनिस्तत्रजगामयत्रपार्थिवः ॥ ५२ ॥ त्रिशंकुःपक्कणेदीनःसंस्थितःश्वपचाकृतिः ॥ आगच्छंतंमुनिंदृष्ट्वाविस्मितोऽसौनराधिपः ॥ ५३ ॥ दंडवन्निपपातोर्व्यांपादयोस्तरसामुनेः ॥ गृहीत्वातंकरेभूपंपतितंकौशिकस्तदा ॥ ५४ ॥ उत्थाप्योवाचवचनंसांत्वपूर्वंद्विजोत्तमः ॥ मत्कृतेत्वंमहीपालशप्तोऽसिमुनिनायतः ॥ ५५ ॥ वांछितंतेकरिष्यामिब्रूहिकिंकरवाण्यहम् ॥ राजोवाच ॥ मयासंप्रार्थितःपूर्वंवसिष्ठोमखहेतवे ॥ ५६ ॥ मांयाजयमुनिश्रेष्ठकरोमिमखमुत्तमम् ॥ यथेष्टंकुरुविप्रेंद्रयथास्वर्गंव्रजाम्यहम् ॥ ५७ ॥ अनेनैवशरीरेणशक्रलोकंसुखालयम् ॥ कोपंकृत्वावसिष्ठोऽसौमामाहेतिसुदुर्मते ॥ ५८ ॥ मानुषेणहिदेहेनस्वर्गवासःकुतस्तव ॥ पुनर्मयोक्तोभगवान्स्वर्गलुब्धेनचाऽनघ ॥ ५९ ॥ अन्यंपुरोहितंकृत्वायक्ष्येऽहंयज्ञमुत्तमम् ॥ तदातेनैवशप्तोऽहंचांडालोभवपामर ॥ ६० ॥ इत्येतत्कथितंसर्वंकारणंशापसंभवम् ॥ ममदुःखविनाशायसमर्थोऽसिमुनीश्वर ॥ ६१ ॥

करनेमें समर्थ हैं ॥६१॥ राजा दुःखकी वेदनासे कातर हो यह कहकर मौन होरहे. विश्वामित्र मुनिभी किस उपायसे इनका शाप निवारण करैं यही विचारने लगे ॥ ६२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥१३॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! महातप विश्वामित्रने मनमें कर्तव्य निश्चय कर यज्ञकी सम्पूर्ण सामग्री संग्रहपूर्वक मुनियोंको निमन्त्रण भेजा ॥ १ ॥ यद्यपि मुनियोंने विश्वामित्रसे निमन्त्रित हो यज्ञका वृत्तान्त जानलिया, किन्तु ऋषिवर वसिष्ठके निवारण करनेसे वह कोई भी उस यज्ञमें न आए ॥ २ ॥ गाधिनन्दन यह वृत्तान्त जान अत्यन्त चिन्तित हुए और अतिदुःखित हो त्रिशंकु नरपतिके आश्रममें आनकर उपस्थित हुए ॥ ३ ॥ तब महर्षि क्रोधित हो उनसे कहनेलगे हे नृपसत्तम ! वसिष्ठके निवारण करनेसे सम्पूर्ण ब्राह्मण इस यज्ञमें नहीं आये ॥४॥किन्तु हे महाराज ! तुम मेरी तपस्याका बल देखो मैं अभी तुम्हारी इच्छा पूर्ण करूंगा तुमको शीघ्रही सुरालयमें भेजूंगा ॥५॥उन मुनिने

इत्युक्त्वाविररामाऽसौराजादुःखरुजार्दितः ॥ कौशिकोपिनिराकर्तुंशापंतस्यव्यचिंतयत् ॥ ६२ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधे त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ व्यासउवाच ॥ विचिंत्यमनसाकृत्यंगाधिसूनुर्महातपाः ॥ प्रकल्प्ययज्ञसंभारान्मुनीनामंत्रयत्तदा ॥ १ ॥ मुनयस्तंमखंज्ञात्वाविश्वामित्रनिमंत्रिताः ॥ नाऽगताःसर्वएवैतेवसिष्ठेननिवारिताः ॥ २ ॥ गाधिसूनुस्तदाज्ञायविमनाश्चाऽतिदुःखितः ॥ आजगामाऽऽश्रमंतत्रयत्राऽसौनृपतिःस्थितः ॥ ३ ॥ तमाहकौशिकःक्रुद्धोवसिष्ठेननिवारिताः ॥ नागताब्राह्मणाःसर्वेयज्ञार्थंनृपसत्तम ॥ ४ ॥ पश्यमेतपसःसिद्धिंयथात्वांसुरसद्मनि॥प्रापयामिमहाराजवांछितंतेकरोम्यहम् ॥ ५ ॥ इत्युक्त्वाजलमादायहस्तेनमुनिसत्तमः ॥ ददौपुण्यंतदा तस्मैगायत्रीजपसंभवम् ॥ ६ ॥ दत्त्वाऽथसुकृतंराज्ञेतमुवाचमहीपतिम् ॥ यथेष्टंगच्छराजर्षेत्रिविष्टपमतंद्रितः ॥ ७ ॥ पुण्येनममराजेंद्रबहु कालार्जितेनच ॥ याहिशक्रपुरींप्रीतःस्वस्तितेऽस्तुसुरालये ॥ ८ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तवतिविप्रेंद्रेत्रिशंकुस्तरसाततः ॥ उत्पपातयथाप क्षीवेगवांस्तपसोबलात् ॥ ९ ॥ उत्पत्यगगनेराजागतःशक्रपुरींयदा ॥ दृष्टोदेवगणैस्तत्रक्रूरश्चांडालवेषभाक् ॥ १० ॥ कथितोऽसौसुरेंद्राय कोऽयमायातिसत्वरः ॥ गगनेदेववद्घायोदुर्दर्शःश्वपचाकृतिः ॥ ११ ॥

यह बात कहकर हाथमें जल ले लिया, और गायत्री जपकर जो पुण्यसञ्चय कियाथा वह सम्पूर्ण राजाको प्रदान किया ॥ ६॥ अनन्तर पुण्य देकर उन महीपतिसे कहा हे राजर्षे ! तुम आलस्यरहित होकर अपनी इच्छानुसार सुरलोकमें जाओ ॥७॥हे राजेन्द्र ! तुम प्रसन्न होकर बहुकाल सञ्चित मेरे पुण्यके प्रभावसे स्वर्गलोकमें जाओ और उस सुरलोकमें तुम्हारा मंगल हो ॥८॥ व्यासजीने कहा हे राजेन्द्र ! ब्राह्मणश्रेष्ठ विश्वामित्रके यह बात कहनेपर राजा त्रिशंकु उनके तपोबलसे वेगवान् पक्षीके समान अत्यन्त शीघ्र आकाशमार्गमें उडे ॥९॥ राजा त्रिशंकु आकाशमें उडते हुए जब इन्द्रके पुरके समीप पहुँचे तब देवताओंने चाण्डालाकृति भीषणवेश त्रिशंकुको देखकर ॥ १० ॥ देवराज इन्द्रसे कहा आकाशमार्गमें देवताकी समान अत्यन्त वेगसे आताहै यह कौन मनुष्य है ? इसकी आकृति

श्वपचसदृश और लोहेकी समान घोर दर्शन है॥११॥ यह सुन इन्द्रने सहसा उस पुरुषाधमको देखा और उसको त्रिशंकु जानकर तिरस्कारपूर्वक तत्काल उससे कहा ॥ १२ ॥ तुम श्वपच और देवलोकके अत्यन्त अनुपयुक्त हो अतएव कहाँ जावेहो ? यहाँ ठहरना तुमको उचित नहीं है. इस कारण तुम अभी पृथ्वीपर जाओ ॥ १३ ॥ हे अरिनाशन ! इन्द्रके यह वचन कहतेही राजा स्वर्गसे स्खलित हो पुण्यक्षीण देवताओंकी समान तत्काल गिरने लगे ॥१४॥ तब त्रिशंकुने विश्वामित्र विश्वामित्र कहकर चीत्कार करते करते वारंवार कहा मैं स्वर्गसे स्खलित होकर अत्यन्त वेगसे गिरताहूं अतएव आप मेरी इस दुःखसे रक्षा कीजिये ॥ ॥१५॥ हे राजन् ! महर्षि कौशिकने उनके रोनेकी ध्वनि सुनकर गिरताहुआ देख "ठहर ठहर "यह वचन कहा ॥१६॥नृपति सुरालयसे विचलित होकरभी मुनिके तपः प्रभाववशतः उनके वाक्यानुसार आकाशमार्गमें उसी स्थानपर स्थितरहे ॥ १७॥ व विश्वामित्रनेभी नूतन सृष्टि और दूसरा स्वर्गलोक बनानेके लिये

सहसोत्थायशक्रस्तमपश्यत्पुरुषाधमम् ॥ ज्ञात्वात्रिशंकुमपिसनिर्भर्त्स्यैतरसाऽब्रवीत् ॥ १२ ॥ श्वपचकसमायासिदेवलोकेजुगुप्सितः ॥
याहिशीघ्रंततोभूमौनाऽत्रस्थातुंत्वयोचितम् ॥ १३ ॥ इत्युक्तःस्खलितःस्वर्गाच्छक्रेणाऽमित्रकर्शन ॥ निपपाततदाराजाक्षीणपुण्योयथाऽमरः
॥ १४ ॥ पुनश्चुक्रोशभूपालोविश्वामित्रेतिचाऽसकृत् ॥ पतामिरक्षदुःखार्तंस्वर्गाच्चलितमाशुगम् ॥ १५ ॥ तस्यतत्क्रंदितंराजन्पततःकौशि
कोमुनिः ॥ श्रुत्वातिष्ठेतिहोवाचपतंतंवीक्ष्यभूपतिम् ॥ १६ ॥ वचनात्तस्यतत्रैवस्थितोऽसौगगनेनृपः ॥ मुनेस्तपःप्रभावेणचलितोऽपिसुराल-
यात् ॥ १७ ॥ विश्वामित्रोप्यपःस्पृष्ट्वाचकारेष्टिंसुविस्तराम् ॥ विधातुंनूतनांसृष्टिंस्वर्गलोकंद्वितीयकम् ॥ १८ ॥ तस्योद्यमंतथाज्ञात्वात्वरि
तस्तुशचीपतिः ॥ तत्राऽऽजगामसहसामुनिंप्रतितुगाधिजम् ॥ १९ ॥ किंब्रह्मन्क्रियतेसाधोकस्मात्कोपसमाकुलः ॥ अलंसृष्ट्यामुनिश्रेष्ठब्रू
हिकिंकरवाणिते ॥ २० ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ स्वंनिवासंमहीपालंच्युतंत्वद्भुवनाद्विभो ॥ नयस्वप्रीतियोगेनत्रिशंकुंचाऽतिदुःखितम् ॥
॥ २१ ॥ व्यासउवाच ॥ तस्यतंनिश्चयंज्ञात्वातुरापाडतिशंकितः ॥ ततोबलंविदित्वोग्रमोमित्योवाचवासवः ॥ २२ ॥

आचमनकर सुविस्तीर्ण यज्ञ आरम्भ किया॥१८॥ उनका इसप्रकार उद्यम देखकर शचीपतिने व्यग्र हो शीघ्रही गाधितनय विश्वामित्र मुनिके निकट आनकर कहा ॥१९॥ हे ब्रह्मन् ! आप क्या करते हैं ? हे साधो ! आप किसकारणसे इतने कोपयुक्त हुए है हे मुनिवर ! नूतन सृष्टि करनेका अब प्रयोजन नहीं है, इससमय आपका क्या कार्य करूं आज्ञा दीजिये ॥ २० ॥ विश्वामित्रने कहा हे देवराज ! महीपति त्रिशंकु सुरलोकसे पतित होकर अत्यन्त दुःखित हुए है अतएव आप प्रसन्नतापूर्वक उनको अपने सुरालयमें लेजाइये यह मेरा अभिप्राय है ॥ २१ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! देवराज इन्द्र उनका स्थिर सङ्कल्प और अत्युग्र तपोबल जानते थे, इस कारण अत्यन्त शंकित चित्तसे उनके वचन स्वीकार किये ॥ २२ ॥

तब सुरपति इन्द्रने नरपतिको दिव्य देह प्रदानकर उत्तम विमानपर बैठाया और मुनिवर कौशिकसे सम्भाषण कर राजाके सहित अपने स्थानको चल गये॥ २३॥ इन्द्रके त्रिशंकुसहित स्वर्गमे चलेजानेपर विश्वामित्र सुखी हो अपने आश्रममे स्थिर होकर वास करने लगे ॥ २४॥ इधर महाराज हरिश्चन्द्र विश्वामित्रके तपोबलसे पिताको स्वर्ग प्राप्त हुआ सुन अत्यन्त आनन्दित चित्तसे राज्य शासन करनेलगे ॥ २५॥ तब अयोध्याधिपति वह नरपति प्रीतिके वशीभूत हो रूपयौवन सम्पन्न सुचतुर भार्य्याके संग काम क्रीडामे निरत हुए ॥ २६॥ इसप्रकार बहुत समय व्यतीत होगया, तौभी वह युवती गर्भवती न हुई राजा यह देखकर अत्यन्त दुःखित और अतिचिन्तातुर हुए ॥ २७ ॥ तब उन्होने वसिष्ठके पुण्याश्रममे जाय मुनिवरको मस्तक झुकाय प्रणाम कर पुत्र न होनेके कारण उनके मनमें जो

दिव्यदेहंनृपंकृत्वाविमानवरसंस्थितम् ॥ आपृच्छ्यकौशिकंशक्रोऽगमन्निजपुरींतदा ॥ २३ ॥ गतेशक्रेतुवैस्वर्गंत्रिशंकुसहितेततः ॥ विश्वामि
त्रःसुखंप्राप्यस्वाश्रमेसुस्थिरोऽभवत् ॥ २४ ॥ हरिश्चंद्रोऽथतच्छ्रुत्वाविश्वामित्रोपकारकम् ॥ पितुःस्वर्गमनंकामंमुदितोराज्यमन्वशात् ॥२५॥
अयोध्याधिपतिःक्रीडांचकारसहभार्यया ॥ रूपयौवनचातुर्ययुक्तयाप्रीतिसंयुतः ॥ २६ ॥ अतीतकालेयुवतीनसागर्भवतीह्यभूत् ॥ तदाचिंता
तुरोराजाबभूवाऽतीवदुःखितः ॥ २७ ॥ वसिष्ठस्याऽऽश्रमंगत्वाप्रणम्यशिरसामुनिम् ॥ अनपत्यत्वजांचिंतांगुरवेसमवेदयत् ॥ २८ ॥ दैव
ज्ञोऽसिभवान्काममंत्रविद्याविशारदः ॥ उपायंकुरुधर्मज्ञसंततेर्ममानद ॥ २९ ॥ अपुत्रस्यगतिर्नास्तिजानासिद्विजसत्तम ॥ कस्मादुपेक्षसे
जानन्दुःखंममचशक्तिमान् ॥ ३० ॥ कलविंकास्त्विमेधन्यायेशिशुंलालयंतिहि ॥ मंदभाग्योऽहमनिशंचिंतयामिदिवानिशम् ॥३१॥ व्यास
उवाच ॥ इत्याकर्ण्यमुनिस्तस्यनिर्वेदमिश्रितंवचः॥ संचिंत्यमनसासम्यक्तमुवाचविधेःसुतः ॥ ३२ ॥

चिन्ता उत्पन्न हुई थी वह गुरुजीसे कही ॥ २८ ॥ हे धर्मज्ञ ! आप मंत्रविद्यामे विशारद विशेषकर सब दैवविषयको जानते हैं अतएव हे मानद ! आप मुझको सन्तान प्राप्त होनेका उपाय कीजिये ॥२९ ॥ हे द्विजसत्तम ! अपुत्रकी गति नहीं होती यह आप भलीभाँति जानते है इसकारण मेरा दुःख जानकर और उस दुःखके निवारण करनेमे समर्थ होकर भी आप क्या उपेक्षा करते है ? ॥ ३० ॥ यह पक्षीभी धन्य हैं जो अपने पुत्रोको पालते है किन्तु मैं ऐसा मन्दभाग्य हूं कि, पुत्रके न होनेसे दिनरात चिन्तासागरमें डूबा रहता हूं ॥ ३१॥ वसिष्ठजीने कहा हे महाराज ! विधिपुत्र वसिष्ठ राजाके खेदपूर्ण वचन सुनकर मनमें चिन्ता

कर उनसे विशेष वृत्तान्त कहनेलगे ॥ ३२॥ वसिष्ठने कहा हे महाराज ! तुम सत्य कहते हो कि, अपुत्रताजनित दुःखकी अपेक्षा दूसरा कोई भी अतिअद्भुतदुःख इस संसारमें विद्यमान नहीं है ॥ ३३ ॥ अतएव हे राजेन्द्र ! तुम यत्नसहित जलाधिपति वरुणदेवकी आराधना करो वही तुम्हारे कार्यकी सिद्धि करैंगे॥ ३४॥वरुणकी अपेक्षा सन्तानदायक देवता दूसरा कोई नहीं है अतएव हे धर्मिष्ठ!तुम उनकी आराधना करो अवश्यही कार्यसिद्धि होगी॥ ३५॥दैव और पौरुष यह दोनोंही मनुष्यको माननीय हैं अतएव उद्यम न करनेसे किसप्रकार कार्यसिद्धि होसक्ती है ॥३६॥ हे नृपसत्तम ! तत्वदर्शी मनुष्यको न्यायके अनुसार उद्यम करना अवश्य कर्तव्य है उद्यम करनेसेही कार्यसिद्धि होती है इसके अतिरिक्त कभी कार्यकी सिद्धि नहीं होसक्ती ॥ ३७॥अत्यन्त तेजयुक्त गुरुके इसप्रकार वचन सुन राजा स्थिर

वसिष्ठउवाच ॥ सत्यंब्रूषेमहाराजसंसारेऽस्मिन्नविद्यते ॥ अनपत्यत्वजंदुःखंयत्तथादुःखमद्भुतम् ॥ ३३ ॥ तस्मात्त्वमपिराजेन्द्रवरुणंयादसांपतिम् ॥ समाराधययत्नेनसतेकार्यंकरिष्यति ॥ ३४ ॥ वरुणादधिकोनास्तिदेवःसंतानदायकः ॥ तमाराधयधर्मिष्ठकार्यसिद्धिर्भविष्यति ॥ ॥ ३५॥ दैवंपुरुषकारश्चमाननीयाविमौनृभिः ॥ उद्यमेनविनाकार्यसिद्धिःसंजायतेकथम् ॥ ३६ ॥ न्यायतस्तुनरैःकार्यउद्यमस्तत्त्वदर्शिभिः ॥ कृतेतस्मिन्भवेत्सिद्धिर्नान्यथानृपसत्तम ॥३७॥ इतितस्यवचःश्रुत्वागुरोरमिततेजसः ॥ प्रणम्यनिर्ययौराजातपसेकृतनिश्चयः ॥ ३८ ॥ गंगातीरेशुभेस्थानेकृतपद्मासनोनृपः ॥ ध्यायन्पाशधरंचित्तेचचारदुश्चरंतपः ॥३९॥ एवंतपस्यतस्तस्यप्रचेताहृष्टिगोचरः ॥ कृपयाभून्महाराजप्रसन्नमुखपंकजः ॥४०॥ हरिश्चंद्रमुवाचेदंवचनंयादसांपतिः ॥ वरंवरयधर्मज्ञतुष्टोऽस्मितपसातव ॥ ४१॥ राजोवाच॥अनपत्योऽस्मिदेवेश पुत्रंदेहिसुखप्रदम् ॥ ऋणत्रयापहारार्थमुद्यमोऽयंमयाकृतः ॥४२॥ नृपस्यवचनंश्रुत्वाप्रगल्भंदुःखितस्यच ॥ स्मितपूर्वंततःपाशीतमाहपुरतःस्थितम् ॥ ४३ ॥ वरुणउवाच ॥ पुत्रोयदिभवेद्राजन्गुणीमनसिवांछितः ॥ सिद्धेकार्येततःपश्चात्किंकरिष्यसिमेप्रियम् ॥ ४४ ॥

संकल्प हुए और उनको प्रणामकर तपस्या करनेको चलेगये ॥ ३८॥ नरपति गंगाके तटपर पवित्र स्थानमें पद्मासन ग्रहण कर पाशधर वरुण देवके ध्यानमे निमग्न हो कठोर तपस्या करने लगे ॥ ३९॥ हे महाराज ! इस प्रकार तपस्या करतेकरते वरुणदेव कृपाके वशीभूत हो प्रफुल्ल मनसे उनके दृष्टिगोचर हुए ॥ ४० ॥ तब वरुणने नरपति हरिश्चन्द्रसे कहा हे धर्म्मज्ञ ! मैं तुम्हारी तपस्यासे सन्तुष्ट हुआ हूं अतएव इससमय मुझसे वर माँगो ॥ ४१ ॥ राजाने कहा हे देवेश ! मै अपुत्र हूं इसलिये मुझको सुखदायक पुत्र दीजिये मै देवऋण ऋषिऋण और पितृऋणमें बँधाहुआ हूं इन तीनो ऋणोंसे छूटनेके लिये मैंने यह उद्यम किया है ॥ ४२ ॥ तब वरुणदेवने दुःखित राजाके विनययुक्त वचन सुन कुछेक हास्यकर सन्मुख स्थित राजासे कहा ॥ ४३॥हे राजन् ! यदि तुम्हारी इच्छानुसार गुणवान् पुत्र हो तब

कार्यसिद्धिके उपरान्त मेरा क्या प्रियकार्य करोगे? ॥४४॥ हे नृपते ! यदि तुम उस पुत्रको पशुस्थानीय करके निःशङ्कित चित्तसे मेरा यज्ञ करो तो मैं तुमको दूं॥ ॥४५॥राजाने कहा हे देव ! मुझको वन्ध्यतादोषसे छुडाइये हे जलाधिप ! मै पुत्र होनेपर उसको पशु बनाय तुम्हारा यज्ञ करूंगा. यह आपसे सत्य कहता हूं॥४६॥ हे मानद ! अपुत्रताजनित दुःखकी अपेक्षा अत्यन्त असह्य दुःख पृथ्वीमें दूसरा नहीं है अतएव जिससे मनुष्योका दुःख दूर हो ऐसी सुसन्तान मुझको दीजिये ॥ ॥४७॥वरुणने कहा हे राजन् ! तुम्हारे इच्छानुसार पुत्र होगा अतएव घरको जाओ किन्तु मेरे निकट जो कहा वह सत्य करना॥४८॥व्यासजीने कहा हे राजन् ! वरुणके इसप्रकार वचन सुनकर राजा हरिश्चन्द्र घरको चलेगये और वरदानविषयका सम्पूर्ण वृत्तान्त भार्यासे कहा॥४९॥उनके सौ परमसुन्दरी मनोहारिणी स्त्रियें थीं

यदित्वंतेनपुत्रेणमांयजेथाविशंकितः ॥ पशुबंधेनतेनैवददामिनृपतेवरम् ॥ ४५ ॥ राजोवाच ॥ देवमेमास्तुवंध्यत्वंयजिष्येऽहंजलाधिपम् ॥ पशुंकृत्वासुतंपुत्रंसत्यमेतद्ब्रवीमिते ॥ ४६ ॥ वंध्यत्वेपरमंदुःखमसह्यंभुविमानद ॥ शोकाग्निशमनंनृणांतस्मादेहिसुतंशुभम् ॥ ४७ ॥ वरुणउवाच ॥ भविष्यतिसुतःकामंराजन्गच्छगृहायवै ॥ सत्यंतद्वचनंकार्यंयद्ब्रवीषिममाऽग्रतः ॥ ४८ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तोवरुणेनाऽसौहरिश्चंद्रोगृहंययौ॥ भार्यायैकथयामासवृत्तांतंवरदानजम् ॥ ४९ ॥ तस्यभार्याशतंपूर्णंबभूवाऽतिमनोहरम् ॥ पट्टराज्ञीशुभाशैब्याधर्मपत्नीपतिव्रता ॥५०॥ कालेगतेऽथसागर्भंदधारवरवर्णिनी॥ बभूवमुदितोराजाश्रुत्वादोहदचेष्टितम् ॥५१॥ कारयामासविधिवत्संस्कारान्नृपतिस्तदा ॥ मासेऽथदशमेपूर्णेसुषुवेसाशुभेदिने ॥ ५२ ॥ ताराग्रहबलोपेतेपुत्रंदेवसुतोपमम् ॥ पुत्रेजातेनृपःस्नात्वाब्राह्मणैःपरिवेष्टितः ॥५३॥ चकारजातकर्माऽऽदौददौदानानिभूरिशः ॥ राज्ञश्चाऽतिप्रमोदोऽभूत्पुत्रजन्मसमुद्भवः ॥ ५४ ॥ बभूवपरमोदारोधनधान्यसमन्वितः ॥ विशेषदानसंयुक्तोगीतवादित्रसंकुलः ॥ ५५ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेचतुर्दशोऽध्यायः ॥ १४ ॥

उनमे जो पतिव्रता शैब्या धर्मपत्नी और पट्टराणी थी ॥ ५० ॥ कुछ काल व्यतीतहोनेपर वह वरवर्णिनी गर्भवती हुई, राजा उसके दोहद ( गर्भ ) की बात सुन आनन्दित हुए ॥ ५१ ॥ तिससमय राजाने उसका विधिपूर्वक संस्कार कराया क्रमानुसार दशमासपूर्ण होनेपर शैब्याने शुभनक्षत्र ॥ ५२ ॥ और ग्रहबल युक्त शुभ दिनमे देवताओंके पुत्रकी समान सन्तान उत्पन्न की. पुत्रके जन्म लेनेपर राजाने ब्राह्मणोके सहित स्नानपूर्वक ॥ ५३ ॥ प्रथम जातकर्म संस्कार कर असंख्य धनरत्नादि दान किये उस समय पुत्रजन्मसे राजाको अत्यन्त हर्ष हुआ ॥ ५४ ॥ उन चतुर राजाने धन धान्य और अनेक प्रकारके रत्न तथा भूमि इत्यादि विशेष विशेष दान और अनेक प्रकारके गीतवाद्योका अनुष्ठान कराया॥५५॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां चतुर्दशोऽध्यायः॥ १४॥

व्यासजीने कहा हे महाराज ! जब नरपतिके भवनमें पुत्र जन्म होनेके कारण महोत्सव हुआ तब वरुण देवने पवित्र विप्रवेष धारणपूर्वक वहाँ आनकर कहा ॥ १ ॥ तब वरुणदेवने " तुम्हारा मंगल हो " यह वचन राजासे कहा हे नरपति ! मुझको वरुण जानो इस समय मैं तुमसे जो कहता हूं सो सुनो, हे नराधिप ! इस समय तुम्हारे पुत्र उत्पन्न हुआ है अतएव तुम उससे मेरा यज्ञ करो ॥ २ ॥ हे राजन् ! मेरे वरदानसे तुम्हारा वन्ध्यता दोष दूर होगया है तब तुमने पहले जो कहा था अब वह वचन सत्य करो ॥ ३ ॥ राजा हरिश्चन्द्र वरुणके यह वचन सुनकर चिन्ता करने लगे कि, अहो ! मेरे केवल एक पुत्र कमलके समान मुखवाला उत्पन्न हुआ है इसको किसप्रकार मारूं ॥ ४ ॥ परन्तु वीर्यवान् लोकपाल वरुणदेव विप्रवेषसे आए है जो कल्याणकी कामना करता है ऐसे मनुष्यको देवताओं

व्यासउवाच ॥ प्रवृत्तेसदनेतस्यराज्ञःपुत्रमहोत्सवे ॥ आजगामतदापाशीविप्रवेषधरःशुभः ॥ १ ॥ स्वस्तीत्युक्त्वानृपंप्राहवरुणोऽहंनिशामय ॥ पुत्रोजातस्तवाधीशयजाऽनेननृपाऽऽशुमाम् ॥ २ ॥ सत्यंकुरुवचोराजन्यत्प्रोक्तंभवतापुरा ॥ वंध्यत्वंतुगतंतेऽद्यवरदानेनमेकिल ॥ ३ ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाराजाचिंतांचकारह ॥ कथंहन्मिसुतंजातंजलजेनसमाननम् ॥४॥ लोकपालःसमायातोविप्रवेषेणवीर्यवान्॥ नदेवहेलनंकार्यंसर्वथाशुभमिच्छता ॥५॥ पुत्रस्नेहःसुदुश्छेद्यःसर्वथाप्राणिभिःसदा ॥ किंकरोमिकथंमेस्यात्सुखंसंततिसंभवम् ॥ ६॥धैर्यमालंब्यभूपालस्तंनत्वाप्रतिपूज्यच ॥ उवाचवचनंश्लक्ष्णंयुक्तंविनयपूर्वकम्॥७॥राजोवाच ॥ देवदेवतवाऽनुज्ञांकरोमिकरुणानिधे ॥ वेदोक्तेनविधानेनमखंचबहुदक्षिणम्॥८॥पुत्रेजातेदशाहेनकर्मयोग्योभवेत्पिता ॥ मासेनशुद्धयेज्जननीदंपतीतत्रकारणम् ॥९॥ सर्वज्ञोऽसिप्रचेतस्त्वंधर्मजानासिशाश्वतम् ॥ कृपांकुरुत्वंवारीशक्षमस्वपरमेश्वर ॥ १० ॥

का तिरस्कार करना कभी उचित नहीं है॥५॥और प्राणियोंको पुत्र स्नेह छेदन करना भी अत्यन्त कठिन है अतएव मैं अब क्या उपाय करूं ? किसप्रकार मुझको सन्तानजनित सुख होगा॥६॥तब भूपालने धैर्य्यावलम्बनपूर्वक प्रणत हो उनकी यथोचित पूजा की और विनयसहित युक्तियुक्त मनोहर वचन उनसे कहे ॥ ७ ॥ राजा बोले हे देवदेव ! मैं आपकी आज्ञा पालन करूं! इसमें सन्देह नहीं मै वेदोक्तविधानसे अनेक दक्षिणायुक्त आपका यज्ञ करूंगा॥८॥किन्तु नरमेधयज्ञ करना हो तौ स्त्री पुरुष दोनों उसके अधिकारी हैं इसकारण पुत्र जन्म होनेसे पिता दश दिनके उपरान्त और जननी एकमासके उपरान्त शुद्ध होकर कार्यके योग्य होती है अतएव एकमास न बीतनेपर किसप्रकार यज्ञ करूँ ॥ ९ ॥ आप सर्वज्ञ और लोकोंके परमप्रभु हैं, नित्यकर्म क्या है सो आप सभी जानते है

अतएव हे वारीश ! आप मुझपर कृपा करके इस एक महीनेतक शान्त रहिये ॥१०॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! राजा हरिश्चन्द्रके यह वचन सुन फिर वरुणदेवने उस नरपतिसे कहा हे राजन् ! तुम्हारा मंगल हो तुम कर्तव्य कार्य करो मै इस समय अपने स्थानको जाता हूं ॥ ११ ॥ हे नृपसत्तम ! मैं एक महीनेके उपरान्त फिर आऊंगा तुम पुत्रका जातकर्म और नामकरण इत्यादि नियमित संस्कार करके तदनन्तर मेरे यज्ञका अनुष्ठान करना ॥१२॥ हे महाराज! जलाधिपति वरुणदेवके राजासे इसप्रकार मधुर वचन कहकर चले जानेपर राजा हरिश्चन्द्र भी आनन्द अनुभव करनेलगे ॥१३॥ फिर उन पृथ्वीपतिने करोड़करोड़ हेमभूषित घटोध्नी (घटाकारस्तनवाली) धेनु और तिलपर्वत सम्पूर्ण वेदके जाननेवाले ब्राह्मणोको दान किये॥१४॥ राजा पुत्रका मुख देखकर अत्यन्त सुखी हुए और विधिपूर्वक उसका रोहिताश्वनाम रक्खा ॥ १५ ॥ फिर एक मास पूर्ण होनेपर वरुणदेव विप्रवेष धारणपूर्वक राजासे आनकर वारंवार कहनेलगे हे महाराज !

व्यासउवाच॥इत्युक्तस्तुप्रचेतास्तंप्रत्युवाचजनाधिपम् ॥ स्वस्तितेस्तुगमिष्यामिकुरुकार्याणिपार्थिव ॥ ११ ॥ आगमिष्यामिमासांतेयष्टव्यं सर्वथात्वया ॥ कृत्वौत्थानिकमाचारंपुत्रस्यनृपसत्तम ॥ १२ ॥ इत्युक्त्वाश्लक्ष्णयावाचाराजानंयादसांपतिः ॥ हरिश्चंद्रोमुदंप्रापगतेपाशिनि पार्थिवः ॥ १३ ॥ कोटिशःप्रददौगास्ताघटोध्नीर्हेमपूरिताः ॥ विप्रेभ्योवेदविद्भ्यश्चतथैवतिलपर्वतान् ॥ १४ ॥ राजापुत्रमुखंदृष्ट्वासुखमापमहत्तरम् ॥ नामाऽस्यरोहितश्चेतिचकारविधिपूर्वकम् ॥ १५ ॥ पूर्णेमासेततः पाशीविप्रवेषेणभूपतेः ॥ आजगामगृहेसद्योयजस्वेतिब्रुवन्मुहुः ॥ १६ ॥ वीक्ष्यतंनृपतिर्देवंनिमग्नःशोकसागरे ॥ प्रणिपत्यकृतातिथ्यंतमुवाचकृतांजलिः ॥ १७ ॥ दिष्ट्यादेवत्वमायातोगृहंमेपावितंप्रभो ॥ मखंकरोमिवारीशविधिवद्वांछितंतव ॥ १८ ॥ अदंतोनपशुःश्लाघ्यइत्याहुर्वेदवादिनः॥तस्माद्दंतोद्भवेतेऽहंकरिष्यामिमहामखम् ॥१९॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तस्तेनवरुणस्तथेत्युक्त्वाययावथ ॥ हरिश्चंद्रोमुदंप्राप्यविजहारगृहाश्रमे ॥२०॥ पुनर्दंतोद्भवंज्ञात्वाप्रचेताद्विजरूपवान् ॥ आजगामगृहेतस्यकुरुकार्यमितिब्रुवन् ॥ २१ ॥

इससमय यज्ञ आरम्भ कीजिये ॥१६॥ नरपति उन वरुणदेवको देखकर शोकसागरमें डूब गये फिर प्रणाम और आतिथ्यसत्कारपूर्वक हाथ जोडकर उनसे कहने लगे ॥१७॥ हे देव ! सौभाग्यके अनुसारही आपने मेरे घरमें पदार्पण किया है हे प्रभो ! आपके आनेसे अब मेरा घर पवित्र हुआ हे देव ! मैं आपका वांछित यज्ञ विधिपूर्वक सम्पादन करूंगा इसमे सन्देह नहीं है ॥१८॥ किन्तु देखो! दन्तविहीन पशु यज्ञमे श्रेष्ठ नहीं है यह वेदके जाननेवाले पण्डितलोग कहते हैं अतएव पुत्रके दॉत निकलनेपर आपका वांछित महायज्ञ करूंगा यही स्थिर किया है ॥१९॥ व्यासजीने कहा हे नरनाथ ! वरुणदेव राजा हरिश्चन्द्रके यह वचन सुन यही हो इसप्रकार कहकर अपने स्थानको चलेगये इधर राजा हरिश्चन्द्र आनन्दित हो संसाराश्रममें विहार करनेलगे ॥२०॥ फिर कुमारके दॉत उत्पन्न हुए जान

कर वरुणदेव विप्रवेषसे राजाके घर आय कहने लगे हे राजन् ! आप इससमय मेरा यज्ञ कीजिये ॥ २१ ॥ भूपतिनेभी विप्ररूपी जलाधिपतिको आताहुआ देख तेही प्रणामकर आसन प्रदान किया. और यथायोग्य सन्मान करके उनकी पूजा की ॥२२॥ उन्होंने अत्यन्त विनीतभावसे मस्तक झुकाय स्तव करके उनसे कहा हे देव ! मैं आपका विधिपूर्वक वांछित अनेक दक्षिणायुक्त यज्ञ करुंगा ॥ २३ ॥ इस बालकका अभी चूडाकरण नहीं हुआ है अतएव गर्भकालीन केशकलाप विद्यमान है, इस कारण इन केशोंके रहते यह बालक यज्ञीय पशु नहीं होसक्ता यह मैंने वृद्धोंके मुखमे सुना है ॥२४॥ हे वारीश ! आप शास्त्रकी विधि जानते हैं इसकारण चूडाकरणतक अपेक्षा कीजिये, बालकके मुण्डनकार्य होनेपर फिर मैं आपका यज्ञ करूंगा इसमें सन्देह नहीं है ॥२५॥ वरुणने उनके यह वचन सुन फिर उनसे कहा हे राजन् ! तुम वारंवार इस प्रकार कहकर मुझको क्यों छलते हो ॥२६॥ हे नरपते ! इससमय तुम्हारे सम्पूर्ण सामग्री विद्यमान है केवल

भूपालोऽपिजलाधीशंवीक्ष्यप्राप्तंद्विजाकृतिम्।प्रणम्याऽऽसनसन्मानैःपूजयामाससादरम्॥२२॥ स्तुत्वाप्रोवाचवचनंविनयानतकंधरः॥करोमि विधिवत्कामंमखंप्रबलदक्षिणम्॥२३॥बालोऽप्यकृतचौलोऽयंगर्भकेशोनसंमतः॥यज्ञार्थेपशुकरणेमयावृद्धमुखाच्छ्रुतम् ॥२४॥ तावत्क्षमस्ववारीशविधिंजानासिशाश्वतम्॥कर्तव्यःसर्वथायज्ञोमुंडनांतेशिशोःकिल ॥२५॥ तस्येतिवचनंश्रुत्वाप्रचेताःप्राहतंपुनः ॥ प्रतारयसिमांराजन्पुनःपुनरिदंब्रुवन् ॥२६॥अपितेसर्वसामग्रीवर्ततेनृपतेऽधुना ॥ पुत्रस्नेहनिबद्धस्त्वंवंचयस्येवसांप्रतम् ॥२७॥क्षौरकर्मविधिंकृत्वानकर्तासिमखंयदि ॥ तदाहंदारुणंशापंदास्येकोपसमन्वितः ॥ २८ ॥ अद्यगच्छामिराजेंद्रवचनात्तवमानद ॥ नमृषावचनंकार्यंत्वयेक्ष्वाकुकुलोद्भव ॥ २९ ॥ इत्याभाष्यययावाशुप्रचेतानृपतेर्गृहात् ॥ राजापरमसंतुष्टोननंदभवनेतदा ॥ ३० ॥ चूडाकरणकालेतुप्रवृत्तेपरमोत्सवे ॥ संप्राप्तस्तरसापाशीभवनंनृपतेःपुनः ॥ ३१ ॥ यदांकेसुतमादायराज्ञीनृपतिसन्निधौ ॥ उपविष्टाक्रियाकालेतदैववरुणोऽभ्यगात् ॥ ३२ ॥ कुरुकर्मेतिविस्पष्टंवचनंकथयन्नृपम् ॥ विप्ररूपधरःश्रीमान्प्रत्यक्षइवपावकः ॥ ३३ ॥

पुत्रके स्नेहमें बँधकरही अब मुझको छलते हो ॥२७॥ जो हो क्षौरकार्य करके भी यदि यज्ञ न करोगे तो मैं कुपित होकर तुमको दारुण शाप दूंगा ॥२८॥ हे राजेन्द्र ! इस समय मैं तुम्हारे वचनानुसार जाता हूं किन्तु तुम इक्ष्वाकुवंशमें उत्पन्न होकर अपना वचन मिथ्या न करना ॥२९॥ वरुण यह वचन कहकर नरपतिके घरसे तत्काल चलेगये राजाभी तब अत्यन्त सन्तुष्ट हो अपने भवनमें आनन्द अनुभव करनेलगे ॥३०॥ फिर जब अत्यन्त उत्सवके सहित चूडाकार्य आरम्भ हुआ तब पाशधर शीघ्रही पुनर्वार नरपतिके भवनमे आये ॥३१॥ जिस समय रानी पुत्रको गोदीमें लिये राजाके सामने बैठी थी उसी समय वरुणदेव वहाँ आनकर उपस्थित हुए॥३२॥उन विप्ररूपधारी प्रत्यक्ष अग्निके समान तेजःपुञ्ज कलेवर वरुणदेवने नरपतिसे स्पष्ट वचनद्वारा कहा हे राजन् ! यज्ञ आरम्भ करो॥३३॥

नरपतिने उनको देखकर भयसे अत्यन्त विह्वल हो हाथ जोड शीघ्र उनको प्रणाम किया ॥ ३४ ॥ फिर यथाविधि उनकी पूजाकर अत्यन्त विनयसहित कहा हे स्वामिन्! अब मैं विधिपूर्वक आपका यज्ञ करूंगा॥ ३५॥ किन्तु इस विषयमें मुझको कुछ कहना है, आप एकाग्रचित्त होकर सुनिये और तदनन्तर जो कर्तव्य हो वही कीजिये, हे स्वामिन्! आप यदि युक्तिसंगत कहकर अनुमोदन करें तो मैं वह आपसे कहूं॥ ३६॥ देखो ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्य यह तीनों वर्ण यथाविधि संस्कृत होनेसे द्विजाति होते हैं किन्तु संस्कारविहीन होनेसे यह अवश्यही शूद्र है यह वेदके जाननेवाले पंडितलोगही जानते हैं॥ ३७॥ इस कारण मेरी यह शिशुसन्तान इस समयभी शूद्रके समानहै यज्ञोपवीत होनेपर फिर यह यज्ञक्रियोके उपयुक्त होगी यही वेदशास्त्रमे निर्णय है॥ ३८॥ क्षत्रियोंकी ग्यारहवें वर्षमें ब्राह्मणोंको आठवें वर्षमें और वैश्योंकी

नपतिस्तंसमालोक्यबभूवाऽतीवविह्वलः ॥ नमश्चकारतंभीत्याकृतांजलिपुटःपुरः ॥ ३४ ॥ विधिवत्पूजयित्वातंराजोवाचविनीतवान् ॥ स्वामिन्कार्यंकरोम्यद्यमखस्यविधिपूर्वकम् ॥ ३५ ॥ वक्तव्यमस्तितत्राऽपिशृणुष्वैकमनाविभो ॥ युक्तंचेन्मन्यसेस्वामिंस्तद्ब्रवीमितवाऽग्रतः ॥ ३६ ॥ ब्राह्मणःक्षत्रियोवैश्यस्त्रयोवर्णाद्विजातयः ॥ संस्कृताश्चाऽन्यथाशूद्राएवंवेदविदोविदुः ॥ ३७ ॥ तस्मादयंसुतोमेऽद्यशूद्रवद्वर्ततेशिशुः ॥ उपनीतःक्रियार्हःस्यादितिवेदेषुनिर्णयः ॥ ३८ ॥ राज्ञामेकादशेवर्षेसदोपनयनंस्मृतम् ॥ अष्टमेब्राह्मणानांचवैश्यानांद्वादशेकिल ॥ ३९ ॥ दयसेयदिदेवेशदीनंमांसेवकंतव ॥ तदोपनीयकर्ताऽस्मिपशुनायज्ञमुत्तमम् ॥ ४० ॥ लोकपालोऽसिधर्मज्ञसर्वशास्त्रविशारद ॥ मन्यसेयद्वचः सत्यंतद्गच्छभवनंविभो ॥ ४१ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वादयावान्यादसांपतिः ॥ ओमित्युक्त्वाययावाशुप्रसन्नवदनोनृपः ॥ ४२ ॥ गतेऽथवरुणेराजाबभूवाऽतिमुदान्वितः ॥ सुखंप्राप्यसुतस्यैवंराजामुदमवापह ॥ ४३ ॥ चकारराजकार्याणिहरिश्चंद्रस्तदानृप ॥ कालेनव्रजतापुत्रोबभूवदशवार्षिकः ॥ ४४ ॥

बारहवें वर्षमें वयःक्रमसे उपनयनविधि निर्दिष्ट हुई है॥ ३९॥ अतएव हे देवेश! यदि आप दीन सेवकके ऊपर दया करें तो बालकके उपनयनपर्य्यन्त अपेक्षा कीजिये फिर इसका उपनयनकर पशुरूप बालकसे आपका वह उत्तम यज्ञ करूंगा॥ ४०॥ हे विभो! आप लोकपाल है विशेषकर सम्पूर्ण शास्त्रोंका सारधर्म जानकर धर्मतत्त्व प्राप्त किया है इसकारण यदि आप मेरा वचन सत्य जानें तो आप इससमय अपने घरको जाइये॥ ४१॥ व्यासजीने कहा हे राजन्! उनके यह वचन सुनकर जलाधिपति वरुणदेव दयार्द्रचित्त हुए और "यही हो" ऐसा कहकर तत्काल उस स्थानसे चलेगये॥ ४२॥ वरुणके अन्तर्धान होनेपर फिर राजा अत्यन्त आनन्दित हुए और रानीभी पुत्रका मंगल जान सन्तुष्ट हुई ॥ ४३ ॥ अनन्तर राजा हरिश्चन्द्र प्रसन्न चित्तसे राजकार्यकी पर्य्यालोचना करने लगे इसप्रकार कुछ काल व्यतीत

होनेपर उनके पुत्रने दशवें वर्षमें पदार्पण किया॥ ४४॥ तब राजाने शान्त ब्राह्मण मन्त्रियोंकी सम्मतिसे अपने ऐश्वर्यके समान उसकी उपनयन द्रव्यसामग्री मँगाई ॥ ४५॥ पुत्रका ग्यारहवें वर्षमें वयःक्रम होनेसे राजाने यथाविधि उपनयनकार्य किया किन्तु वरुणदेवके यज्ञका वृत्तान्त स्मरणकर वारंवार चिन्तातुर होनेलगे ॥४६॥इधर कुमारका उपनयन कार्य आरम्भ होनेपर वरुणदेव विप्रवेश धारण कर उसी स्थानमें उपस्थित हुए ॥ ४७ ॥ राजाने उनको देखतेही शीघ्र प्रणाम किया और हाथ जोड सन्मुख खडे हो प्रीतिसहित सुरवरसे कहनेलगे ॥ ४८ ॥ हे देव ! यज्ञोपवीत होजानेसे इससमय मेरा यह पुत्र पशुके उपयुक्त हुआ है और आपके अनुग्रहसे मेरा भी वन्ध्यत्वशोक जातारहा ॥४९ ॥ अतएव हे धर्मज्ञ ! मैं जो कहता हूं सो सुनिये कुछ कालके विलम्बसे आपका अनेक दक्षिणा

तस्योपवीतसामग्रींविभूतिसदृशींनृपः॥चकारब्राह्मणैःशिष्टैरन्वितःसचिवैस्तथा ॥४५॥ एकादशेसुतस्याऽब्देव्रतबंधविधौनृपः ॥ विदधेविधिवत्कार्यंचित्तेचिंतातुरःपुनः॥४६॥वर्तमानेतथाकार्येउपनीतकुमारके ॥ आजगामाऽथवरुणोविप्रवेषधरस्तदा॥४७॥तंवीक्ष्यनृपतिस्तूर्णंप्रणम्यपुरतःस्थितः॥कृतांजलिपुटःप्रीतःप्रत्युवाचसुरोत्तमम्॥४८॥ देवदत्तोपवीतोऽयंपशुयोग्योऽस्तिमेसुतः॥प्रसादात्तवमेशोकोगतोवंध्यापवादजः ॥४९॥ कर्तुमिच्छाम्यहंयज्ञंप्रभूतवरदक्षिणम् ॥ समयेशृणुधर्मज्ञसत्यमद्यब्रवीम्यहम् ॥५०॥ समावर्तनकर्मांतेकरिष्यामितवेप्सितम्॥ ममोपरिदयांकृत्वातावत्त्वंक्षंतुमर्हसि ॥५१॥ वरुणउवाच॥ प्रतारयसिमांराजन्पुत्रप्रेमाकुलोभृशम् ॥ मुहुर्मुहुर्मतिंकृत्वायुक्तियुक्तांमहामते ॥५२॥ गच्छाम्यद्यमहाराजवचसातवनोदितः ॥ आगमिष्यामिसमयेसमावर्तनकर्मणि ॥५३॥इत्युक्त्वाप्रययौपाशीतमापृच्छ्यविशांपते ॥ राजाप्रमुदितःकार्यंचकारचयथोत्तरम् ॥ ५४ ॥ आगतंवरुणंदृष्ट्वाकुमारोतिविचक्षणः॥यज्ञस्यसमयंज्ञात्वातदाचिंतातुरोऽभवत् ॥ ५५ ॥ शोकस्यकारणंराज्ञःपर्यपृच्छदितस्ततः ॥ ज्ञात्वाऽऽत्मवधमायुष्मन्गमनायमतिंदधौ ॥ ५६ ॥

युक्त यज्ञ करनेकी इच्छा की है यह आपसे सत्य कहता हूं ॥ ५० ॥ फलतः समावर्तनकार्यके अन्तमें आपका वांछित यज्ञ करूंगा अब मुझपर दया करके तब तक क्षमा कीजिये ॥ ५१ ॥ वरुणने कहा हे महामते ! तुम पुत्रस्नेहसे अत्यन्त व्याकुल होकर युक्तियुक्त बुद्धिकौशलसे वारंवार मुझको छलते हो ॥ ५२ ॥ जो हो हे महाराज ! मैं तुम्हारे वचनानुसार आज जाता हूं किन्तु समावर्तनकार्यके समय फिर मै आऊंगा यही निश्चय जानिये ॥ ५३॥ हे नरपते ! वरुणदेवके यह वचन कह उनसे सम्भाषण कर चलेजानेपर राजाभी आनन्दितहो यथाक्रमसे विहितकार्य करनेलगे।५४॥राजकुमार अत्यन्तबुद्धिमान् थे इसकारण वरुणदेवकोआता हुआ देख यज्ञका समय जान चिन्तासे कातर हुए॥५५॥अनन्तर राजाके शोकका कारण इधर उधर पूँछकर अपने विनाशका विषय जाना और तत्काल राजाके

घरसे निकल जानेकी इच्छा की ॥ ५६ ॥ फिर सचिवपुत्रोंके सहित परामर्शकर कर्तव्यस्थिरतापूर्वक उस नगरसे बाहर हो वनको चलागया ॥ ५७ ॥ पुत्रके चलेजानेपर नरपतिने अत्यन्त दुःखित हो उसको ढूँढनेके लिये अपने सम्पूर्ण दूतोंको भेजा ॥ ५८ ॥ इसप्रकार कुछ काल व्यतीत होनेपर वरुणदेवने उनके घर आय उन शोकसन्तप्त राजासे कहा हे राजन् ! इस समय पहले कहाहुआ यज्ञ कीजिये ॥५९ ॥ राजाने उनको प्रणाम करके कहा हे देव ! मै क्या करूं ? मेरा पुत्र भयसे व्याकुल होकर कहीं चलागया है उसको मैं नहीं जानता ॥६०॥ हे देव ! मेरे सब दूतोंने पर्वतोके दुर्गम प्रदेश मुनियोंके आश्रम अधिक क्या सम्पूर्ण स्थानोमें ढूँढा है तथापि किसी स्थानमे भी उसको नहीं पाया॥६१॥मेरा पुत्र घरसे चलागया है इस समय मैं क्या करूं ? आप आज्ञा दीजिये. हे देव ! आप तो सभी जानते है अतएव आप तो विचार देखिये मेरा कुछ भी दोष नहीं है केवल भाग्यके दोषसेही ऐसा हुआ हे इसमें सन्देह नहीं॥६२॥व्यासजीने कहा हे राजन्!

निश्चयंपरमकृंत्वासंमंत्र्यसचिवात्मजैः ॥ प्रययौनगरात्तस्मान्निर्गत्यवनमप्यसौ ॥ ५७ ॥ गतेपुत्रेनृपःकामंदुःखितोभूद्भृशंतदा ॥ प्रेरया मासदूतान्स्वांस्तस्यान्वेषणकाम्यया ॥ ५८ ॥ एवंगतेऽथकालेऽसौवरुणस्तद्गृहंगतः ॥ राजानंशोकसंतप्तंकुरुयज्ञमितिब्रुवन् ॥ ५९ ॥ राजाप्रणम्यतंप्राहदेवदेवकरोमिकिम् ॥ नजानेक्वाऽपिपुत्रोमेगतस्त्वद्भयाकुलः ॥ ६० ॥ सर्वत्रगिरिदुर्गेषुमुनीनामाश्रमेषुच ॥ अन्वे षितोमेदूतैस्तुनप्राप्तोयादसांपते ॥ ६१ ॥ आज्ञापयमहाराजकिंकरोमिगतेसुत ॥ नमेदोषोऽत्रसर्वज्ञभाग्यदोषस्तुसर्वथा ॥ ६२ ॥ व्यास उवाच ॥ इतिभूपवचःश्रुत्वाप्रचेताः कुपितोभृशम् ॥ शशापचनृपंक्रोधाद्वंचितस्तुपुनःपुनः ॥ ६३ ॥ नृपतेऽहंत्वयायस्माद्वचसाचप्रवंचितः ॥ तस्माज्जलोदरोव्याधिस्त्वांतुदत्वतिदारुणः ॥ ६४ ॥ व्यासउवाच ॥ इतिशप्तोमहीपालः कुपितेनप्रचेतसा ॥ पीडितोऽभूत्तदाराजाव्याधिना दुःखदेनतु ॥ ६५ ॥ एवंशप्त्वानृपंपाशीजगामनिजमास्पदम् ॥ राजाप्राप्यमहाव्याधिंबभूवाऽतीवदुःखितः ॥ ६६ ॥ इति श्रीदे० म० सप्तम स्कंधेपंचदशोऽध्यायः ॥ १५॥

राजाके ऐसे वचन सुनकर वरुणदेव अत्यन्त कुपित हुए और जब उन्होंने देखा कि, हरिश्चन्द्रसे वारंवार छला जाकर भी मै अपने वांछितको प्राप्त न हुआ तब क्रोधसे अधीर होकर उनको शाप दिया ॥ ६३ ॥ हे राजन् ! तुमने छलयुक्त वचनोसे मुझको छला है इसलिये दारुणजलोदर व्याधि तुमको अत्यन्त पीडित करै ॥ ६४ ॥ वरुणके कुपित होकर इस प्रकार शाप देनेपर फिर राजा इस क्लेशदायक व्याधिसे पीडित हो अत्यन्त कष्ट भोगने लगे ॥ ६५ ॥ तब पाशधारी जलाधिपति राजाको इसप्रकार शाप देकर अपने स्थानको चले गये और राजा भी इस दारुण व्याधिसे ग्रस्त हो अत्यन्तकातर हुए ॥ ६६ ॥ इति श्रीदेवी भागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

व्यासजीने कहा हे महाराज ! वरुणके अपने स्थानमें चले जानेपर राजा उस जलोदर रोगसे अत्यन्त पीडित हुए और दिन दिन दुःख भोग एवं घोरयन्त्रणा अनुभव कर अत्यन्त क्लेश पाने लगे ॥ १ ॥ हे राजन् ! इधर राजकुमारने वनमेंही पिताके उस रोगजनित सन्तापका विषय सुना इसकारण स्नेहके वशीभूत होकर पिताके समीप जानेकी इच्छाकी ॥२॥ संवत्सरके बीतनेपर राजकुमारने आदर सहित पिताको देखने और उनके समीप जानेके लिये इच्छा की है. यह जानकर देवराज इन्द्र वहाँ आनकर उपस्थित हुए ॥३॥ उन्होंने दयाके वशीभूत हो शीघ्रविप्ररूप धारणकर अनुकूल युक्तिसे उस जाते हुए कुमारको निवारण किया ॥४॥ इन्द्रने कहा हे राजपुत्र ! तुम अत्यन्त अज्ञानी हो विशेषकर अबभी कठिनतासे जानने योग्य राजनीतिको नहीं जानसके इसलिये अज्ञानके वशीभूत होकर अब पिताके

व्यासउवाच ॥ गतेऽथवरुणेराजारोगेणाऽतीवपीडितः ॥ दुःखाद्दुःखंपरंप्राप्यव्यथितोभूद्भृशंतदा ॥ १ ॥ कुमारोऽसौवनेश्रुत्वापितरंरोगपीडितम् ॥ गमनायमतिंराजंश्चकारस्नेहयंत्रितः ॥२ ॥संवत्सरेव्यतीतेतुपितरंद्रष्टुमादरात ॥ गंतुकामंतुतंज्ञात्वाशक्रस्तत्राऽऽजगामह ॥ ३ ॥ वासवस्तुतदारूपंकृत्वाविप्रस्यसत्वरः ॥ वारयामासयुक्त्यावैकुमारंगंतुमुद्यतम् ॥४॥ इंद्रउवाच ॥ राजपुत्रनजानासिराजनीतिंसुदुर्लभाम् ॥ अतःकरोपिमूढस्त्वंगमनायमतिंवृथा ॥५॥पितातवमहाभागब्राह्मणैर्वेदपारगैः ॥ कारयिष्यतिहोमंतेज्वलितेऽथविभावसौ ॥ ६ ॥ आत्माहिवल्लभस्तातसर्वेषांप्राणिनांखलु ॥ तदर्थेवल्लभाःसंतिपुत्रदारधनादयः ॥ ७॥ आत्मनोदेहरक्षार्थंहत्वात्वांवल्लभंसुतम् ॥ हवनंकारयित्वाऽसौरोगमुक्तोभविष्यति ॥ ८ ॥ तस्मात्त्वयानगंतव्यंराजपुत्रपितुर्गृहे ॥ मृतेपितरिगंतव्यंराज्यार्थेसर्वथापुनः ॥९॥ एवंनिषेधितस्तत्रवासवेननृपात्मजः ॥ वनमध्येस्थितःकामंपुनःसंवत्सरंनृप ॥१०॥ अत्यंतंदुःखितंश्रुत्वाहरिश्चंद्रंतदात्मजः॥गमनायमतिंचक्रेमरणेकृतनिश्चयः ॥ ११ ॥

समीप वृथा जानेको उद्यत हुए हो ॥ ५ ॥ हे महाभाग ! तुम्हारे वहां जानेपर तुम्हारे पिता वेदपरायण ब्राह्मणोसे नरमेधयज्ञ करेंगे उसमें तुमको पशु बनाय तुम्हारे मांसकी प्रज्वलित अग्निमें आहुति प्रदान करावेंगे ॥ ६ ॥ हे वत्स ! सम्पूर्ण प्राणियोंको आत्मा अत्यन्त प्रिय है इसी कारण आत्माके लिये स्त्री पुत्र और धन रत्नादि प्रिय होते है॥ ७॥अतएव तुम्हारे प्राणोंकी समान पुत्र होनेपरभी वह रोगसे छूटनेके लिये अपनी रक्षार्थ तुमको मारकर होम करावेंगे इसमे सन्देह नहीं ॥८॥हे राजपुत्र ! तुमको इस समय पिताके घर जाना उचित नहीं है परन्तु जब तुम्हारे पिता मरें तब तुम राज्यप्राप्तिके लिये अवश्यही फिर वहाँ जाओ ॥९॥ हे नृपवर ! इन्द्रके इसप्रकार निषेध करनेपर फिर राजपुत्रने एकवर्ष पर्यन्त उस वनमे वास किया ॥१०॥ किन्तु जब राजपुत्र राजा हरिश्चन्द्रके अत्यन्त दुःखका

विषय जानता तव अपना मरण निश्चयकर पिताके घर जानेकी इच्छा करता ॥ ११ ॥ अनन्तर सुरपति इन्द्रभी तिसी समय द्विजरूप धारणकर राजपुत्र रोहितके समीप उपस्थित होवे और युक्तियुक्त वचनोंसे उसको वारंवार निषेध करते॥ १२॥इधर हरिश्चन्द्रने पीडासे अत्यन्त कातर हो अपने कुलपुरोहित वसिष्ठ देवसे पूँछा हे ब्रह्मन् ! इस रोगकी शान्तिका निश्चय उपाय क्या है ? ॥ १३ ॥ ब्रह्माजीके पुत्र वसिष्ठदेवने उनसे कहा हे महाराज ! द्रव्यसे एक पुत्र क्रय कीजिये फिर उस खरीदे हुए पुत्रसे यज्ञ करनेपरही आप शापसे छूटेंगे ॥ १४ ॥ हे नृपसत्तम ! वेदपरायण ब्राह्मणोंने कहा है कि, पुत्र तेरह प्रकारके है ? उनमें क्रीत ( खरीदा हुआ ) भी पुत्र होता है अतएव मूल्यसे एक वालकको लाय उसको पुत्र कीजिये ॥ १५॥ तुम्हारे राज्यहीका कोई ब्राह्मण लोभके वशीभूत हो अपने पुत्रको दे देगा इससे

तुराषाड्द्विजरूपेणतत्राऽगत्यचरोहितम् ॥ निवारयामाससुतंयुक्तिवाक्यैःपुनःपुनः ॥ १२ ॥ हरिश्चंद्रोऽतिदुःखार्तोवसिष्ठंस्वपुरोहितम् ॥ पप्रच्छरोगनाशायतत्रोपायंसुनिश्चितम् ॥ १३ ॥ तमाहब्रह्मणःपुत्रोयज्ञंकुरुनृपोत्तम ॥ क्रयक्रीतेनपुत्रेणशापमोक्षोभविष्यति ॥१४॥ पुत्रादशविधाःप्रोक्ताब्राह्मणैर्वेदपारगैः॥ द्रव्येणाऽनीयतस्मात्त्वंपुत्रंकुरुनृपोत्तम॥१५॥वरुणोऽपिप्रसन्नःसन्सुखकारीभविष्यति ॥लोभात्कोऽपिद्विजःपुत्रंप्रदास्यतिस्वराष्ट्रजैः ॥ १६॥ एवंप्रमोदितोराजावसिष्ठेनमहात्मना ॥ प्रधानंप्रेरयामासतदन्वेषणकाम्यया ॥ १७ ॥ अजीगर्तोद्विजःकश्चिद्विषयेतस्यभूपतेः ॥ तस्याऽऽसंश्चत्रयःपुत्रानिर्धनस्यविशेषतः ॥ १८ ॥ प्रधानेनाऽध्यसौपृष्टःपुत्रार्थंदुर्बलद्विजः ॥ गवांशतंददामीतिदेहिपुत्रंमखायवै ॥१९ ॥ शुनःपुच्छःशुनःशेपःशुनोलांगूलइत्यमी ॥ तेषामेकतमंमेहिददामितुगवांशतम् ॥ २० ॥ अजीगर्तस्तुतच्छ्रुत्वाक्षुधयापीडितोभृशम् ॥ पुत्रंचकतमंतेभ्योविक्रेतुंवैमनोदधे॥२१॥कार्यादिकारिणंज्येष्ठंमत्वानासावदादमुम्॥कनिष्ठंनाप्यदान्मातामममैषइतिवादिनी ॥२२॥

वरुणदेव प्रसन्न हो अवश्यही सुखसम्पादन करैंगे इसमे सन्देह नहीं॥ १६ ॥राजा हरिश्चन्द्र महात्मा वसिष्ठके इसप्रकार वचन सुनकर सन्तुष्ट हुए और उसी प्रकार पुत्र ढूंढनेके लिये अपने प्रधान मन्त्रीको आज्ञा दी ॥ १७ ॥ उन भूपतिके राज्यमें अजीगर्तनाम एक अत्यन्त निर्धन ब्राह्मण वास करता था उसके तीन पुत्र थे ॥ १८ ॥ मन्त्रीने क्रय करनेकी इच्छा कर उस निर्धन ब्राह्मणसे कहा मैं आपको एकशत गौ देता हूं आप यज्ञके लिये एक पुत्रको दीजिये ॥ १९ ॥ शुनःपुच्छ शुनःशेप और शुनोलांगूल नामक आपके जो तीन पुत्र है उनमेंसे एक पुत्र मुझको दीजिये मैभी उसके बदलेमें तुमको एकशत गो देता हूं ॥ २० ॥अजीगर्त्त अन्नके अभावसे अत्यन्त कातर हुए थे इस कारण यह वचन सुनकर उनमेंसे एक पुत्रको वेंचनेकी इच्छा की ॥ २१ ॥ किन्तु ज्येष्ठ पुत्र और्द्ध्वदेहिक क्रियाका अधिकारी है

यह जानकर उसको न दिया और कनिष्ठ पुत्रको माताने न दिया और कहा कि, यह मेरा है ॥ २२ ॥ विशेषकर मध्यम पुत्र शुनःशेपको सौ गायोंके मूल्यमें वेंचडाला नरपतिने उसको लाय नरमेध यज्ञके लिये उसको पशु किया॥ २३ ॥वह बालक यूपकाष्ठमें बँधकर काँपने लगा और दुःखसे कातर हो अत्यन्त दीनभावसे रोदन करने लगा.यह देखकर मुनिलोग अत्यन्त कातरस्वरसे चीत्कारकर उठे॥ २४॥नरपतिने नरमेध यज्ञमें वध करनेके लिये उसको पशुरूपसे प्रदान किया शमिता पुरुषने उस पशुको छेदन करनेके लिये शस्त्रग्रहण न किया ॥ २५ ॥ उसने कहा यह ब्राह्मणका पुत्र कातर होकर अत्यन्त करुणा स्वरसे रोदन करता है अतएव मै लोभके वशीभूत होकर इसको कभी नहीं मारूंगा ॥ २६ ॥ यह कहकर उस दुष्कर कार्यसे विरत हुआ,तव राजाने सभासदोंसे कहा हे द्विजगण ! इस समय क्या करना चाहिये॥ २७॥ तव शुनःशेप अत्यन्त अद्भुत करुणास्वरसे रोदन करने लगा और साधारण जन उस विषयको लेकर तुमुल आन्दोलन करने लगे

मध्यमंचशुनःशेपंददौगवांशतेनच॥आ निनायपशुंचक्रेनरमेधेनराधिपः ॥२३॥ रुदंतंदुःखितंदीनंवेपमानंभृशातुरम् ॥ यूपेबद्धंनिरीक्ष्याऽमुं चुक्रुशुर्मुनयस्तदा॥२४॥ शामित्रायपशुंचक्रेनरमेधेनराधिपः ॥ शमितानाददेशस्त्रंतमालंभयितुंशिशुम् ॥ २५ ॥ नाऽहंद्विजसुतंदीनंरुदंतंकरुणंभृशम् ॥ हनिष्यामिस्वलोभार्थमित्युवाचाप्यसौतदा ॥२६॥ इत्युक्त्वाविररामाऽसौकर्मणोदुष्करादथ॥ राजासभासदःप्राहकिंकर्तव्यमिति द्विजाः ॥२७॥ जातःकिलकिलाशब्दोजनानांक्रोशतांतदा ॥ क्रंदमानेशुनःशेपेसभायांभृशमद्भुतम् ॥ २८ ॥ अजीगर्तस्तदोत्थायतमुवाचनृपोत्तमम् ॥राजन्कार्यंकरिष्यामितवाऽहंसुस्थिरोभव ॥२९ ॥ वेतनंद्विगुणदेहिहनिष्यामिपशुंकिल ॥ कर्तव्यंमखकार्यंवैमयातेऽद्यधनार्थिना ॥३०॥ दुःखितस्यधनार्थस्यसदाऽसूयाप्रसूयते॥ व्यासउवाच ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यहरिश्चंद्रोमुदान्वितः ॥३१॥तमुवाचददाम्यद्यगवांशतमनुत्तमम् ॥ तदाकर्ण्यपितातस्यपुत्रंहंतुंसमुद्यतः ॥ ३२ ॥

इससे तत्काल उस सभामें अत्यन्त कौलाहल उठा ॥२८ ॥ अनन्तर अजीगर्त्तने सभास्थलमें खडे होकर नरपति हरिश्चन्द्रसे कहा हे राजन् ! आप धैर्यका अवलम्बन कीजिये मै आपका कार्य सम्पादन करूंगा ॥२९॥ मैं धनका अभिलाषी हूं.इसकारण आप मुझको दूना धन दीजिये मै अभी इस पशुका वध करता हूं आप शीघ्रही यज्ञकार्य सम्पूर्ण कीजिये ॥ ३० ॥ हे राजन् ! जो पुरुष धनका लालची होता है उसकी सर्वदा पुत्रकेप्रतिभी द्वेषबुद्धि होजाती है इसमें फिर क्या सन्देह है.व्यासजीने कहा हे महाराज! अजीगर्तके इसप्रकार वचन सुनकर राजा हरिश्चन्द्र परमआह्लादके सहित ॥ ३१ ॥ उससे कहने लगे मैं इस समय आपको एक शत उत्तम गौ देता हूं तब बालकका पिता राजाकी यह बात सुनतेही॥ ३२॥लोभके वशीभूत और वधकार्य साधन करनेको कृतनिश्चय हो पुत्रके मारनेमेंउद्यत

हुआ सभासद्गण उसको पुत्रके मारनेमे उद्यत देखकर॥ ३३॥अत्यन्त दुःखसे कातर हुए और हाय!हाय!कहकर विलाप करने लगे उन्होने कहा यह कुलपांसन अपने पुत्रको मारनेमे उद्यत हुआहै हाय ! हमने पूर्वमें और कभी भी ऐसा क्रूरकर्मा महापापी नहीं देखा यह निश्चयही द्विजाकृति पिशाच होगा इसमें सन्देह नहीं. रे चाण्डाल !तुझको धिक्कार है तैने यह क्या पापकार्य करनेकी इच्छा की है ॥ ३४ ॥ ३५ ॥ सामान्य धनकी इच्छासे पुत्ररूपी रत्नकी हत्याकरके तुझको क्या सुख प्राप्त होगा ? रे पापिष्ठ!वेदमें कहागया है कि, आत्माही अङ्गसे पुत्ररूपमें जन्म ग्रहण करता है ॥३६॥ इस कारण तैंने किसप्रकार उस आत्माके हनन करनेकी इच्छा की है सभास्थलमे इसप्रकार कोलाहल आरंभ होनेपर कुशिकनन्दन॥ ३७॥विश्वामित्र दयाके वशीभूत हो नरपतिके समीप आनकर उनसे कहने लगे विश्वामित्र बोले हे राजेन्द्र !शुनःशेप अत्यन्त कातर होकर रोदन करता है अतएव इसको छोड दो ॥३८॥ तौ तुम्हारा यज्ञ सम्पूर्ण और अवश्यही व्याधिनष्ट होगी दयाकी

लोभेनाऽऽकुलचित्तोऽसौशामित्रकृतनिश्चयः ॥ समुद्यतंचतंदृष्ट्वाजनाःसर्वेसभासदः ॥ ३३ ॥ चुक्रुशुर्भृशदुःखार्ताहाहेतिजगदुर्वचः ॥ पिशाचोऽयंमहापापीकूरकर्माद्विजाकृतिः ॥ ३४ ॥ यत्स्वयंस्वसुतंहंतुमुद्यतःकुलपांसनः ॥ धिक्चांडालकिमेतत्तेपापकर्मचिकीर्षितम् ॥ ३५ ॥ हत्वासुतंधनंप्राप्यकिंसुखंतेभविष्यति ॥ आत्मावैजायतेपुत्रअंगाद्वैवेदभाषितम् ॥ ३६ ॥ तत्कथंपापबुद्धेत्वमात्मानंहंतुमिच्छसि ॥ एवंकोलाहलेतत्रजातेकौशिकनंदनः ॥३७॥ समीपंनृपतेर्गत्वातमुवाचदयापरः ॥विश्वामित्रउवाच ॥ राजन्नमुंशुनःशेपंरुदंतंभृशदुःखितम्॥३८॥ क्रतुस्तेभवितापूर्णोरोगनाशश्चसर्वथा॥ दयासमंनास्तिपुण्यंपापंहिंसासमंनहि ॥ ३९ ॥ रागिणांरोचनार्थायनोदनेयंविचारय ॥ आत्मदेहस्य रक्षार्थंपरदेहनिकृंतनम् ॥ ४० ॥ नकर्तव्यंमहाराजसर्वतःशुभमिच्छता ॥ दययासर्वभूतेषुसंतुष्टोयेनकेनच ॥ ४१ ॥ सर्वेन्द्रियोपशांत्याचतुष्यत्याशुजगत्पतिः ॥ आत्मवत्सर्वभूतेषुचिंतनीयंनृपोत्तम ॥ ४२ ॥ जीवितव्यंप्रियंनूनंसर्वेषांसर्वदाकिल ॥ त्वमिच्छसिसुखंकर्तुंदेहंहत्वात्वसुंद्विजम् ॥ ४३ ॥

समान पुण्य और हिंसाकी समान पाप नहीं है॥ ३९॥तुम विचार करके देखो कि, यज्ञादि पशुहिंसाकी जो विधि कही गई है वह केवल विषयानुरागी मनुष्योंकी प्रवृत्तिके लिये है किन्तु उससे निवृत्त होनाही उचित है.हे महाराज ! जो मनुष्य सम्यक्प्रकार अपने मंगलकी कामना करता है उसको अपने देहकी रक्षाकरनेके लिये पराये देहको छेदन करना कभी कर्त्तव्य नहीं है जो मनुष्य सब जीवोंमें समान दयाप्रकाश करता है और सामान्यवस्तु प्राप्त होनेपर प्रसन्न होता है ॥४०॥ ॥ ४१ ॥ तथा सम्पूर्ण इन्द्रियोंको वशमें रखता है जगदीश्वर उससे शीघ्र सन्तुष्ट होते है. हे नृपवर ! सम्पूर्ण जीवोंको अपनीही समान देखे ॥ ४२ ॥ और सबका प्रिय होकर जीवनयात्रा व्यतीत करै इस ब्राह्मणके पुत्रका देह नष्ट करके तुमने अपने देहकी रक्षा करनेकी इच्छा की है ॥ ४३ ॥

अतएव यह ब्राह्मणका पुत्रभी अपने सुखके आस्पद देहके रक्षाकरनेकी क्यों इच्छा नहीं करेगा? हे राजन्! तुमने निरपराध ब्राह्मणके पुत्रको मारनेकी इच्छा की है किन्तु यह ब्राह्मणका पुत्र पूर्वजन्मकृत वैर कभी नहीं सहेगा यदि कोई मनुष्य शत्रुता न होनेपरभी अपनी इच्छानुसार किसीको मारे ॥ ४४ ॥४५॥ तो वह मनुष्य दूसरे जन्ममें उस हन्ताका अवश्यही पुनर्वार संहार करता है इसमें सन्देह नहीं. इसके पिताकी धनके लोभसे मति भ्रष्ट हुई है इसकारण अपने पुत्रको अर्पण कियाहै ॥ ४६ ॥ अतएव वह ब्राह्मण अत्यन्त क्रूरस्वभाव लोभी और पापाचारी है इसमें फिर क्या सन्देह है. बहुत पुत्रोंकी इच्छा करते हैं कि, यदि कोई गयामें जाय ॥४७॥ अथवा यदि कोई अश्वमेध यज्ञ करै किंवा यदि कोई नीलवृषभ उत्सर्ग करै. इस प्रकार विचारकर मनुष्योंको अनेक पुत्रोंकी इच्छा करनी

कथंनेच्छेदसौदेहंरक्षितुंस्वसुखास्पदम् ॥ पूर्वजन्मकृतंवैरंनाऽनेनसहतेनृप ॥ ४४ ॥ येनाऽसुंहंतुकामस्त्वंद्विजपुत्रंनिरागसम् ॥ योयंहंतिविना वैरंस्वकामःसततंपुनः ॥ ४५ ॥ हंतारंहंतितंप्राप्यजननंजननांतरे ॥ जनकोऽस्यसुदुष्टात्मायेनाऽसौतेसमर्पितः ॥ ४६ ॥ स्वात्मजोधनलोभेनपापाचारःसदुर्मतिः ॥ एष्टव्याबहवःपुत्रायद्येकोऽपिगयांव्रजेत् ॥ ४७॥ यजेतचाऽश्वमेधेननीलंवावृषमुत्सृजेत् ॥ देशमध्येचयःकश्चित्पापकर्मसमाचरेत् ॥ ४८॥ षष्ठांशस्तस्यपापस्यराजाभुंक्तेनसंशयः ॥ निषेधनीयोराज्ञाऽसौपापंकर्तुंसमुद्यतः ॥ ४९ ॥ ननिषिद्धस्त्वयाकस्मात्पुत्रंविक्रेतुमुद्यतः ॥ सूर्यवंशेसमुत्पन्नस्त्रिशंकुतनयःशुभः ॥ ५० ॥ आर्यस्त्वनार्यवत्कर्मकर्तुमिच्छसिपार्थिव ॥ मोचनान्मुनिपुत्रस्यकरणाद्वचनस्यमे ॥ ५१ ॥ तवदेहेसुखंराजन्भविष्यत्यविचारणात् ॥ पितातेशापयोगेनचांडालत्वमुपागतः ॥ ५२ ॥ मयाऽसौतेनदेहेनस्वर्लोकंप्रापितः किल ॥ तेनैवप्रीतियोगेनकुरुमेववनंनृप ॥ ५३ ॥

चाहिये और देखो देशमें जो कोईभी पापकर्म क्यों न करै॥४८॥राजा उस पापका छठाअंश भोगता है इसमें सन्देह नहीं. अतएव मनुष्यके पापकर्म करनेमें प्रवृत्त होनेपर उसको निषेध करना राजाका अवश्य कर्तव्य है ॥ ४९ ॥ किन्तु इस ब्राह्मणके पुत्र बेंचनेमें उद्यत होनेपर तुमने किसलिये इसको निषेध नहीं किया? हे राजन्! तुम त्रिशंकुकी सन्तान हो विशेषकर सूर्यवंशमें जन्म ग्रहण किया है ॥५०॥ इसकारण तुम आर्य होकरभी अनार्यके समान कार्य करनेकी किसप्रकार इच्छा करते हो? तुम मेरे वचन अत्यन्त शीघ्र ग्रहणकर यदि इस ब्राह्मणके पुत्रको छोड दोगे ॥ ५१ ॥ तो तुम्हारे देहमें अवश्यही सुख होगा. तुम्हारे पिता शापवश चाण्डालत्वको प्राप्त हुए थे ॥ ५२ ॥ किन्तु उसी देहसे मैने उनको स्वर्गमें भेजदिया, यह तुम अवश्यही जानते हो. अतएव हे राजन्! तुम

उसी प्रीतिके अनुसार मेरा वचन प्रतिपालन करो॥ ५३ ॥यह बालक अत्यन्त कातर हो दीनभावसे रोदन करता है अतएव इसको छोडदो तुम्हारे इस राजसूय यज्ञमें मैं यही प्रार्थना करता हूं ॥५४॥ किन्तु इसे पूर्ण न करनेसे तुमको प्रार्थना भङ्गजनित पाप होगा. अतएव तुम इसको हृदयसे क्यों नहीं धारणकरते. हे नृपसत्तम ! इस यज्ञमे जो किसीकी प्रार्थना करै वह अवश्यही उसको देनी चाहिये ॥ ५५ ॥ किन्तु इसके अन्यथा करनेसे तुमको पाप होगा इसमें सन्देह नहीं, व्यासजीने कहा हे महाराज ! कौशिकके इसप्रकार वचन सुनकर नरपति हरिश्चन्द्र ॥ ५६ ॥ मुनिवर विश्वामित्रसे कहनेलगे हे गाधेय ! जलोदरकी पीडासे मैं महाक्लेश भोगता हूं ॥ ५७ ॥ अतएव मैं इसको नहीं छोडसक्ता इसकारण आप अन्य कुछ प्रार्थना कीजिये. हे कुशिकनन्दन ! मेरे इसकार्यमें विघ्न करना आपको उचित नहीं है ॥ ५८ ॥ तब राजाकी यह बात सुनकर विश्वामित्र अत्यन्त कुपित हुए और ब्राह्मणके पुत्रको अत्यन्त कातर देखकर दुःखसहित

मुंचैनंबालकंदीनंरुदंतंभृशमातुरम् ॥ याचितोऽस्मिमयानूनंयज्ञेऽस्मिन्राजसूयके ॥ ५४ ॥ प्रार्थनाभंगजंदोषंकथंत्वंनाऽवबुध्यसे ॥ प्रार्थितंसर्वदादेयंमखेऽस्मिन्नृपसत्तम ॥ ५५॥ अन्यथापापमेवस्यात्तवराजन्नसंशयः॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाकौशिकस्यनृपोत्तमः ॥५६ ॥ प्रत्युवाचमहाराज कौशिकंमुनिसत्तमम् ॥ जलोदरेणगाधेयदुःखितोऽहंभृशंमुने ॥५७॥ तस्मान्नमोचयाम्येनमन्यत्प्रार्थयकौशिक॥नत्वयाविग्रहः कार्यःकार्येऽस्मिन्ममसर्वथा॥५८॥तच्छ्रुत्वावचनंराज्ञोविश्वामित्रोऽतिकोपतः॥बभूवदुःखसंततोवीक्ष्यदीनंद्विजात्मजम् ॥५९॥इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेषोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ व्यासउवाच ॥ रुदंतंबालकंवीक्ष्यविश्वामित्रोदयातुरः ॥ शुनःशेपमुवाचेदंगत्वापार्श्वेऽतिदुःखितम् ॥१॥ मंत्रंप्रचेतसःपुत्रमयोक्तंमनसास्मरन् ॥ जपतस्तवकल्याणंभविष्यतिममाज्ञया ॥२॥ विश्वामित्रवचःश्रुत्वाशुनःशेपःशुचाकुलः ॥ मंत्रंजजापमनसाकौशिकोक्तंस्फुटाक्षरम् ॥३॥ जपतस्तत्रतस्याऽऽशुप्रचेतास्तुकृपाकरः ॥प्रादुर्बभूवसहसाप्रसन्नोनृपबालके ॥४॥

सन्ताप करनेलगे ॥ ५९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! विश्वामित्र उस बालक शुनःशेपको अत्यन्त कातरभावसे रोदन करता हुआ देख अतिदयार्द्र चित्त हो उसके समीप जायकर उससे कहने लगे ॥ १ ॥ हे वत्स ! मैं तुझको वरुणमंत्र प्रदान करता हूं तू इस मंत्रको मनहीमनमें स्मरणकर और मेरे वचनानुसार इस मंत्रका जप करनेसे तेरा अवश्यही मंगल होगा ॥ २ ॥ शोकाकुल शुनःशेप विश्वामित्रका यह वचन सुन उनका कहा मंत्र मनहीमनमें स्पष्टाक्षरसे जप करने लगा ॥ ३ ॥ हे राजन् ! शुनःशेपके उस मंत्रको जपतेही कृपालहृदय वरुणदेव उसके प्रति प्रसन्न हो सहसा उसके सन्मुख आनकर प्रगट हुए ॥ ४ ॥

वरुणदेवको आया हुआ देखकर सम्पूर्ण सभामें बैठे हुए विस्मित हुए और उनको देख आनन्दित होकर सभी उनका स्तव करनेलगे ॥ ५ ॥ तव रोगातुर हरिश्चन्द्र नरपतिभी अत्यन्त विस्मित हो उनके दोनों चरणोंमें गिरे और हाथ जोड उनके पुरोवर्ती वरुणदेवका स्तव करने लगे॥ ६ ॥हरिश्चन्द्रने कहा हे देवदेव ! मैं अत्यन्त पापात्मा हूं और मेरी बुद्धि नितान्त कलुषित है इस कारण मैं आपके निकट अत्यन्त अपराधी हुआ हूं, हे दयामय ! इस समय आप कृपा करके इस दीनको पवित्र कीजिये॥ ७॥पुत्रके अभावसे मैं अत्यन्त दुखित था इस कारण पुत्रकामुकहोकर आपके वचनमें अवहेला (तिरस्कार) किया है आप प्रभु हैं अतएव आपको निग्रह और अनुग्रहकी सामर्थ्य है इस कारण मेरा यह अपराध क्षमा कीजिये विशेपतः आप विचार करके देखिये कि, जिसकी मति छिन्न हुई है उसका फिर अपराध क्या है ? अतएव दुर्मति पुरुषका अपराध आपको गिन्ना उचित नहीं है ॥ ८॥ हे देवदेव ! जो मनुष्य याचक है वह दोप नहीं देखता मैं भी पुत्रका

दृष्ट्वातमागतंसर्वेविस्मयंपरमंगताः ॥ तुष्टुवुर्वरुणंदेवंमुदितादर्शनेनते ॥ ५ ॥ राजाऽतिविस्मितःपादौप्रणनामरुजातुरः ॥ बद्धांजलिपुटोदेवंतुष्टा वपुरतःस्थितम् ॥ ६ ॥ हरिश्चंद्रउवाच ॥ देवदेवकृपासिंधोपापात्माऽहंसुमंदधीः ॥ कृतापराधःकृपणःपावितःपरमेष्ठिना ॥ ७ ॥ मयातेपुत्र कामेनदुःखसंस्थेनहेलनम् ॥ कृतंक्षमाप्यंप्रभुणाकोऽपराधःसुदुर्मतेः ॥ ८ ॥ अर्थीदोषंनजानातितस्मात्पुत्रार्थिनामया ॥ वंचितस्त्वंदेवदेव भीतेननरकाद्विभो ॥ ९ ॥ अपुत्रस्यगतिर्नास्तिस्वर्गोनैवचनैवच ॥ भीतोऽहंतेनवाक्येनतस्मात्तेहेलनंकृतम् ॥ १० ॥ नाऽज्ञस्यदूषणंचिंत्यंनृ नंज्ञानवताविभो ॥ दुःखितोऽहंरुजाक्रांतोवंचितःस्वसुतेनह ॥ ११ ॥ नजानेऽहंमहाराजपुत्रोमेक्कगतःप्रभो ॥ वंचयित्वावनेभीतोमरणान्मांकृ पानिधे ॥ १२ ॥ प्रययौद्रविणंदत्त्वागृहीतोद्विजबालकः ॥ यज्ञोऽयंक्रीतपुत्रेणप्रारब्धस्तवतुष्टये ॥ १३ ॥

प्रार्थी हूं इस कारण कोई दोप नहीं विचारसका. हे विभो ! नरकके भयसे डरकरही मैंने आपको छला है ॥ ९ ॥ अपुत्रकी गति नहीं है विशेपकर उसकी कभी स्वर्ग गति नहीं होती, मैंने इस शास्त्रके वचन से डरकरही आपके वचनका अपमान किया है ॥ १० ॥ हे विभो ! आप ज्ञानवान् और मैं अज्ञानी हूं, विशेपकर दुर्द्धर्ष रोगकी यन्त्रणासे अत्यन्त कातर और अपने पुत्रधनसे भी वञ्चित हूं इस कारण मेरा कुछ भी दोपविचारना आपको उचित नहीं॥ ११ ॥हे प्रभो! मेरा पुत्र कहां चलागया है, यह मैं नहीं जानता. हे दयामय ! बोध होता है कि, वह मृत्युके भयसे डरकर और मुझे छलकर वनको चला गया है ॥ १२ ॥ जो हो मैं धनसे इस ब्राह्मणके बालकको मोल लाया हूं और आपको सन्तुष्ट करनेके लिये क्रीतपुत्रद्वारा यह यज्ञ आरम्भ किया है ॥ १३ ॥

सभासदोंने उनके वचनमे अनुमोदन किया ॥ ३४ ॥ ३५ ॥ और विश्वामित्रने प्रेमपूर्ण हो हे पुत्र ! मेरे घरको चलो यह कहकर उसका दक्षिण हाथ पकड लिया ॥ ॥ ३६ ॥ तब शुनःशेप भी शीघ्र उनके साथ चलागया इसी समय वरुणदेवभी प्रीतिपरायण हो अपने घरको चले गये ॥ ३७ ॥ और ऋत्विक् तथा सभासद् भी अपने अपने घरको चलेगये राजा भी रोगसे मुक्ति प्राप्तकर अतिआनन्दित हो ॥ ३८ ॥ अत्यन्त प्रसन्नचित्तसे राज्य पालन करने लगे. इसी समय राजाका पुत्र रोहितभी वरुणदेवका सम्पूर्ण वृत्तान्त सुन ॥ ३९ ॥ प्रसन्न हो दुर्गम वन और पर्वतादि छोड घरको आया तब दूतोंने राजाके समीप जाय राजपुत्रके आनेका वृत्तान्त कहा ॥ ४० ॥ वह कोशलाधिपति पुत्रका आगमन सुन प्रेमसे परिपूर्ण और आनन्दित हो शीघ्र उसके सन्मुख आनकर उपस्थित हुए रोहिताश्वभी पिताको आता हुआ

मंत्रंदत्त्वामहावीर्यंवरुणस्यातिसंकटे ॥ व्यासउवाच ॥ श्रुत्वावाक्यंवसिष्ठस्यबाढमूचुःसभासदः ॥ ३५ ॥ विश्वामित्रस्तुजग्राहतंकरेदक्षिणेतदा ॥ एहिपुत्रगृहंमेत्वमित्युक्त्वाप्रेमपूरितः ॥ ३६ ॥ शुनःशेपोजगामाऽऽशुतेनैवसहसत्वरः ॥ वरुणस्तुप्रसन्नात्माजगामचस्वमालयम् ॥ ३७ ॥ ऋत्विजश्चतथासभ्याःस्वगृहान्निर्ययुस्तदा ॥ राजाऽपिरोगनिर्मुक्तोबभूवाऽतिमुदान्वितः ॥ ३८ ॥ प्रजास्तुपालयामाससुप्रसन्नेनचेतसा ॥ रोहिताख्यस्तुतच्छ्रुत्वावृत्तांतंवरुणस्यह ॥ ३९ ॥ आजगामगृहंप्रीतोदुर्गमाद्वनपर्वतात् ॥ दूताराजानमभ्येत्यप्रोचुःपुत्रंसमागतम् ॥ ४० ॥ मुदितोऽसौजगामाऽऽशुसंमुखःकोसलाधिपः ॥ दृष्ट्वापितरमायांतंप्रेमोद्रिक्तःसुसंभ्रमः ॥ ४१ ॥ दंडवत्पतितोभूमावश्रुपूर्णमुखःशुचा ॥ राजाऽपितंसमुत्थाप्यपरिरभ्यमुदान्वितः ॥ ४२ ॥ समाघ्रायसुतंमूर्ध्निपप्रच्छकुशलंपुनः ॥ उत्संगेतंसमारोप्यमुदितोमेदिनीपतिः ॥ ४३ ॥ उष्णैर्नेत्रजलैःशीर्षण्यभिषेकमथाऽकरोत् ॥ राज्यंशशासतेनासौपुत्रेणाऽतिप्रियेणच ॥ ४४ ॥ वृत्तांतंनरमेधस्यकथयामासविस्तरात् ॥ राजसूयंक्रतुवरंचकारनृपसत्तमः ॥ ४५ ॥ वसिष्ठंपूजयित्वाऽथहोतारमकरोद्विभुः ॥ समाप्तेत्वथयज्ञेशेवसिष्ठोऽतीवपूजितः ॥ ४६ ॥

देख ॥ ४१ ॥ प्रेमसे परिपूर्ण होगया और चिरविरहजात शोकके आँसुओंसे मुख प्लावित कर दण्डकी समान पृथ्वीपर गिरपडा, तब राजाने इसको उठाय प्रसन्न हृदयसे आलिङ्गन किया ॥ ४२ ॥ और आनन्दसहित उसका मस्तक सूंघ कुशल वार्ता पूंछी. इसप्रकार राजा जब पुत्रको गोदीमें लेकर पूछते थे ॥ ४३ ॥ तब उसके दोनों नेत्रोंसे गरम आँसुओंकी धारा गिरनेलगी उससे कुमारका मस्तक भीगगया अनन्तर राजा उस प्रियतम पुत्रके सहित राज्यशासन करने लगे ॥ ४४ ॥ तिस समय नृपसत्तमने नरमेध यज्ञका आनुपूर्विक वृत्तान्त विस्तारसहित पुत्रसे कहा इसके उपरान्त उन्होने श्रेष्ठ राजसूययज्ञका अनुष्ठान कर ॥ ४५ ॥ वसिष्ठमुनिकी यथाविहित पूजा करके उनको उस यज्ञके होतृकार्यमें वरण किया. फिर उस श्रेष्ठ यज्ञके समाप्त होनेपर राजाने बहुत धनसे वसिष्ठका अत्यन्त सन्मान किया ॥ ४६ ॥

अनन्तर एकसमय वसिष्ठमुनि आदरसहित रमणीक इन्द्रभवनमें गये; इसी समय विश्वामित्र भी उस स्थानमें जाय वसिष्ठसे मिले ॥ ४७ ॥ तब वह दोनों महर्षि मिलित होकर सुरसदनमें विराजमान हुए परन्तु विश्वामित्र शचीपति इन्द्रकी सभामें वसिष्ठको सन्मानित देखकर आश्चर्ययुक्त चित्तद्वारा उनसे पूँछने लगे विश्वामित्र बोले हे ऋषिसत्तम ! आपने यह महती पूजा कहाँ पाई ॥४८॥४९॥ हे महाभाग ! आपकी यह पूजा किसने की है सो आप मुझसे सत्य कहिये. वसिष्ठने कहा हे मुनिवर ! हरिश्चन्द्र नामक एक प्रतापवान् नृपति मेरा यजमान है ॥५०॥ उसी राजाने बहुत दक्षिणायुक्त राजसूययज्ञका अनुष्ठान किया इसकी समान धृतव्रत सत्यवादी राजा अन्य नहीं है ॥ ५१ ॥ वह धर्मशील दाता और प्रजाका पालन करनेमें तत्पर है. हे कौशिकनन्दन ! उसी राजाके यज्ञमें मुझको यह

शक्रस्यसदनंरम्यंजगाममुनिरादरात् ॥ विश्वामित्रोऽपितत्रैववसिष्ठेनचसंगतः ॥ ४७ ॥ मिलित्वातौस्थितौदेवसदनेमुनिसत्तम ॥ विश्वामित्रोऽपिपप्रच्छवसिष्ठंप्रतिपूजितम् ॥४८॥ वीक्ष्यविस्मयचित्तस्तंसभायांतुशचीपतेः ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ क्वेयं पूजात्वयाप्राप्तामहतीमुनिसत्तम ॥ ४९ ॥ कृताकेनमहाभागसत्यंब्रूहिममांतिके ॥ वसिष्ठउवाच ॥ यजमानोऽस्तिमेराजाहरिश्चंद्रःप्रतापवान् ॥ ५० ॥ राजसूयःकृतस्तेनराज्ञाप्रवरदक्षिणः ॥ नेदृशोऽस्तिनृपश्चान्यःसत्यवादीधृतव्रतः ॥ ५१ ॥ दाताचधर्मशीलश्चप्रजारंजनतत्परः ॥ तस्ययज्ञेमयापूजाप्राप्ताकौशिकनंदन ॥ ५२ ॥ " किंपृच्छसिपुनःसत्यंब्रवीम्यकृत्रिमंद्विज ॥ " हरिश्चंद्रसमोराजानभूतोनभविष्यति ॥ सत्यवादीतथादाताशूरःपरमधार्मिकः ॥ ५३ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाविश्वामित्रोऽतिकोपनः ॥ बभूवक्रोधसंरक्तलोचनोऽप्यब्रवीच्चतम् ॥ ५४ ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ एवंस्तौषिनृपंमिथ्यावादिनंकपटप्रियम् ॥ वञ्चितोवरुणोयेनप्रतिश्रुत्यवरंपुनः ॥ ५५ ॥ ममजन्मार्जितंपुण्यंतपसःपठितस्यच ॥ त्वदीयंवाऽतितपसोग्लहंकुरुमहामते ॥ ५६ ॥

पूजा प्राप्त हुई है ॥ ५२ ॥ हे द्विजवर ! आप मुझको सत्य कहनेका क्यों अनुरोध करते हैं ? मैं पुनर्वार आपसे यथार्थही कहता हूं कि, राजा हरिश्चन्द्रकी समान सत्यवादी वीर चतुर और परमधार्मिक राजा अन्य कोई नहीं हुआ और न कभी कोई होगा ॥५३॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! अत्यन्त कोपनस्वभाव विश्वामित्र उनके इस प्रकार वचन सुन लाल लाल नेत्र कर उनसे कहनेलगे ॥ ५४ ॥ विश्वामित्र बोले हे वसिष्ठ ! हरिश्चन्द्रने प्रतिज्ञा करके वरुण देवसे वर प्राप्त किया इसके उपरान्त उसने वरुणकोही कपट रूपी वचनोंसे छला था अतएव वह मिथ्यावादी और कपटप्रिय है तुम उसी राजाकी प्रशंसा करते हो ॥५५॥ हे महामते ! मैंने जन्मावधि तपस्या और अध्ययन करके जो पुण्य सञ्चय किया है और तुमने भी आजन्म अध्ययन और तपस्या करके जो पुण्य उपार्जन किया है इस समय

ह देवदेव ! आपको देखतेही मेरा अत्यन्त क्लेश दूर हुआ है इस समय आपके प्रसन्न होनेसे मेरा जलोदर जनित सम्पूर्ण दुःख दूर होजायगा ॥ १० ॥ ...
महाराज ! उन रोगातुर राजाके यह वचन सुनकर देवदेव वरुण कृपाके वशीभूत हो नरपतिसे कहने लगे॥ १५॥हे राजन् ! शुनःशेप अत्यन्त कातर होकर मेरा स्तव
करता है, इस कारण तुम इसको छोडदो और तुम्हारा यज्ञ भी सम्पूर्ण हुआ, अब तुम रोगसे भी मुक्त होओ ॥ १६॥ वरुणने यह बात कहकर सभासदोंके सामनेही
राजाको रोगसे मुक्त किया, राजा भी तब सुन्दर देह और स्वस्थता प्राप्तकर उनके सन्मुख स्थिति करने लगे॥ १७॥वरुणदेवकी कृपासे जब द्विजपुत्र पाशबन्धनसे
मुक्त हुआ तब उस यज्ञ सभास्थलमें जयशब्द उच्चारित होनेलगा॥ १८॥राजा दारुणरोगसे तत्काल मुक्ति प्राप्तकर सन्तुष्ट हुए और शुनःशेप भी यूपसे मुक्त हो निरु

दर्शनंतवसंप्राप्यगतंदुःखंममाऽद्भुतम्॥जलोदरकृतंसर्वंप्रसन्नेत्वयिसांप्रतम् ॥१४॥व्यासउवाच॥इतितस्यवचःश्रुत्वाराज्ञोरोगातुरस्यच ॥ दया
वान्देवदेवेशःप्रत्युवाचनृपोत्तमम् ॥१५॥ वरुणउवाच॥मुंचराजञ्छुनःशेपंस्तुवंतंमांभृशातुरम्॥यज्ञोयंपरिपूर्णस्तेरोगमुक्तोभवाऽऽत्मना॥१६॥
इत्युक्त्वावरुणस्तूर्णंराजानंविरुजंतथा ॥ चकारपश्यतांतत्रसदस्यानांसुसंस्थितम् ॥ १७ ॥ विमुक्तोऽसौद्विजःपाशाद्वरुणेनमहात्मना ॥ जय
शब्दस्ततस्तत्रसंजातोमखमंडपे ॥ १८ ॥ राजाप्रमुदितःसद्योरोगान्मुक्तःसुदारुणात् ॥ यूपान्मुक्तःशुनःशेपोबभूवाऽतीवसंस्थितः ॥ १९ ॥
राजात्विमंमखंपूर्णंचकारविनयान्वितः ॥ शुनःशेपस्तदासभ्यानित्युवाचकृतांजलिः ॥२०॥ भोभोःसभ्याःसुधर्मज्ञाब्रुवंतुधर्मनिर्णयम् ॥ वेद
शास्त्रानुसारेणयथार्थवादिनःकिल ॥२१॥ पुत्रोऽहंकस्यसर्वज्ञाःपितामेकोऽग्रतःपरम् ॥ भवतांवचनात्तस्यशरणंप्रव्रजाम्यहम् ॥ २२ ॥ इत्युक्ते
वचनेतत्रसभ्याःप्रोचुःपरस्परम् ॥ सभ्याऊचुः॥अजीगर्तस्यपुत्रोऽयंकस्याऽन्यस्यभवेदसौ ॥२३॥ अंगादंगात्समुद्भूतःपालितस्तेनभक्तितः ॥
अन्यस्यकस्यपुत्रोऽसौप्रभवेदितिनिश्चयः ॥ २४ ॥

द्वेग और स्वस्थ हुआ ॥१९॥तदनन्तर राजा हरिश्चन्द्रके विनयसहित वह यज्ञ सम्पूर्ण होनेपर फिर शुनःशेपने हाथ जोडकर सभासदोंसे कहा॥ २० ॥हे सभ्यगण !
आप सम्पूर्णही सत्यवादी विशेषकर धर्मका यथार्थ मम जानते हैं, इसकारण वेदशास्त्रानुसार धर्मका निश्चय वर्णन कीजिये ॥ २१ ॥ हे सर्वज्ञगण ! इस समय मैं किसका
पुत्र हूं? मेरे पूज्यतम अग्रगण्य पिता कौन हैं, सो आप बतादीजिये. आपके वचनानुसारही उनका आश्रय ग्रहण करूंगा॥ २२ ॥शुनःशेपके यह वचन कहनेपर फिर सभा
सद्लोग परस्पर कहने लगे कि, यह बालक अजीगर्तका पुत्र है अब अन्य किसका पुत्र होगा? ॥ २३ ॥उस अजीगर्तकेही अङ्गप्रत्यङ्गसे यह बालक उत्पन्न हुआ है

उसी ब्राह्मणने इसको अपनी शक्तिके अनुसार उसका प्रतिपालन किया है अतएव यह बालक उसकाही पुत्र होगा. यही स्थिर सिद्धान्त है॥ २४॥यह बात सुनकर वामदेवने उन सभासदोसे कहा इसके पिताने धनके लोभसे इसको बेचडाला है ॥ २५ ॥ राजाने द्रव्य देकर इसको मोललिया है अतएव यह बालक इस समय राजाकाही पुत्र होगा. अथवा यह बालक वरुणदेवका पुत्र है क्योंकि उन्होंने इसको बन्धनसे छुडाया है॥ २६॥कारण कि, जो मनुष्य अन्न देकर प्रतिपालन करता है वा जो भयसे रक्षा करता है अथवा जो धन देकर रक्षा करता है जो विद्या देता है और जो जन्म देता है यह पांच मनुष्यही पितृपदवाच्य है॥ २७॥हे महाराज ! तिस समय कोई अजीगर्तका कोई राजाका अथवा कोई वरुणदेवका पुत्र कहकर वादानुवाद करनेलगे किन्तु कोई इसका निर्णय न करसके॥ २८॥इस प्रकार सन्देह उपस्थित होनेपर फिर सर्वजनोके समादृत सर्वज्ञानयुक्त वसिष्ठदेव उन विवाद करते हुए सभासदोंसे कहनेलगे॥ २९॥हे महाभागगणो!इस विषयमें श्रुतिसम्मत निर्णय कहता हूं श्रवण करो

तच्छ्रुत्वावामदेवस्तुतानुवाचसभासदः ॥ विक्रीतस्तेनतातेनद्रव्यलोभात्सुतःकिल ॥२५॥ पुत्रोऽयंधनदातुश्चराज्ञस्तत्रनसंशयः॥अथवावरुणस्यैषपाशान्मुक्तोऽस्त्यनेनवै ॥२६ ॥ अन्नदाताभयत्रातातथाविद्याप्रदश्चयः ॥ तथावित्तप्रदश्चैवपंचैतेपितरःस्मृताः ॥ २७॥ तदाकेचित्पितुःप्राहुःकेचिद्राज्ञस्तथाऽपरे॥वरुणस्येतिसंवादेनिर्णयंनययुश्चते ॥२८॥ इत्थंसंदेहमापन्नेवसिष्ठोवाक्यमब्रवीत् ॥ सभ्यान्विवदतस्तत्रसर्वज्ञःसर्वपूजितः ॥ २९ ॥ शृणुध्वंभोमहाभागानिर्णयंश्रुतिसंमतम् ॥ निःस्नेहेनयदापित्राविक्रीतोऽयंसुतःशिशुः ॥३०॥ संबंधस्तुगतस्तस्यतदैवधनसंग्रहात् ॥ हरिश्चंद्रस्यसंजातःपुत्रोऽसौक्रीतएवच ॥३१॥ यूपेबद्धोयदाराज्ञातदातस्यनवैसुतः॥वरुणस्तुस्तुतोऽनेनतेनतुष्टेनमोचितः ॥ ३२ ॥ तस्मान्नाऽयंमहाभागाह्यसौपुत्रःप्रचेतसः ॥ योयंस्तौतिमहामंत्रैःसोऽपितुष्टोददातिच ॥ ३३ ॥ धनंप्राणान्पशूत्राज्यंतथामोक्षंकिलेप्सितम् ॥ कौशिकस्यसुतश्चाऽयमरिष्टेयेनरक्षितः ॥ ३४ ॥

पिताने पुत्रस्नेह त्यागकर जब बालकपुत्रको बेंचदिया ॥३०॥ तब उसका संबन्धभी दूर होगया अनन्तर यह बालक राजा हरिश्चन्द्रका क्रीत पुत्र हुआ था इसमें सन्देह नहीं ॥ ३१॥किन्तु जब राजाने इसको यूपमें बांधा तब यह राजाका पुत्र नहीं होसक्ता.परन्तु जब इस बालकने वरुणदेवकी स्तुति की तब उन्होंने उससे सन्तुष्ट होकर इसको छुडादिया ॥ ३२॥इस कारण यह बालक वरुणदेवका भी पुत्र नहीं होसक्ता क्योंकि जो मनुष्य महामंत्रसे जिस देवताकी स्तुति करता है वह देव उसके प्रति सन्तुष्ट होकरही उसको ॥ ३३॥धन प्राण पशु राज्य और मुक्ति प्रदान करता है परन्तु अत्यन्त संकटके समय वरुणदेवका महावीर्य मंत्र देकर कुशिकनन्दन विश्वामित्रने इस बालककी रक्षा की है इसलिये यह बालक उनकाही पुत्र होगा इसमें सन्देह नहीं है व्यासजीने कहा हे, राजन् ! वसिष्ठके यह वचन सुनकर

उसकाही प्रण करो॥ ५६ ॥तुमने उस अदाता महाबल राजा हरिश्चन्द्रकी अत्यन्त स्तुति की है किन्तु यदि मैं उसको शीघ्रही मिथ्यावादी न करूं तो मेरा आजन्म सञ्चित सम्पूर्ण पुण्य नष्ट हो किन्तु उसके अन्यथा होनेसे तुम्हारा समस्तपुण्य नष्टहोगा मैंने आज यही प्रण किया है॥ ५७ ॥ ५८ ॥तब वह परमक्रोधयुक्त दोनों मुनि परस्पर विवाद करते हुए इसप्रकार प्रणकर स्वर्गलोकसे अपने अपने घरको चलेगये॥ ५९ ॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां सप्तदशोऽध्यायः॥ १७॥

व्यासजीने कहा हे महाराज! एकसमय राजा हरिश्चन्द्रने मृगयाके लिये वनमें जाय इधर उधर भ्रमण करते करते देखा कि, एक चारुलोचन परमसुन्दरी रमणी रोदन करती हैं ॥ १ ॥ राजाने इसको देखकर करुणाके वशीभूत हो पूँछा हे वरानने ! तुम अकेली इस वनमें क्यों रोदन करती हो ॥ २॥ हे विशालाक्षी ! तुमको क्या किसीने क्लेश दिया है?तुम्हारे दुःखका क्या कारण है सो तुम मुझसे शीघ्र कहो तुम इस जनशून्य भयंकर वनमें क्यों आई हो तुम्हारे स्वामी और पिताका क्या

अहंचेत्तंनृपंसद्योनकरोम्यतिसंस्तुतम्॥असत्यवादिनंकाममदातारंमहाखलम् ॥५७॥ आजन्मसंचितंसर्वंपुण्यंममविनश्यतु॥अन्यथात्वत्कृतं सर्वंपुण्यंत्विति पणावहे ॥ ५८ ॥ग्लहंकृत्वाततस्तौतुविवदंतौमुनीतदा ॥ स्वाश्रमंस्वर्गलोकाच्चगतौपरमकोपनौ ॥ ५९ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेसप्तदशोऽध्यायः ॥१७॥ व्यासउवाच ॥ कदाचित्तुहरिश्चंद्रोमृगयार्थंवनंययौ ॥ अपश्यद्रुदतींबालांसुंदरींचारुलोचनाम् ॥ १ ॥ तामपृच्छन्महाराजःकामिनींकरुणापरः ॥ पद्मपत्रविशालाक्षिकिंरोदिपिवरानने ॥२॥ केनाऽसिपीडिताऽत्यर्थंकिंतेदुःखंवदाऽऽशुभे ॥ काचत्वंविजनेघोरेकस्तेभर्तापिताऽथवा॥ ३ ॥ नबाधतेचराज्येमेराक्षसोऽपिपरांगनाम् ॥ तंहन्मितरसाकान्तेयस्त्वांसुंदरिबाधते॥४॥ ब्रूहिदुःखंवरारोहेस्वस्थाभवकृशोदरि ॥ विषयेममपापात्मानतिष्ठतिसुमध्यमे ॥५॥ इतितस्यवचःश्रुत्वानारीतमब्रवीन्नृपम् ॥ प्रमृज्याऽऽश्रूणिवदनाद्धरिश्चंद्रंनृपोत्तमम् ॥ ६ ॥ नार्युवाच ॥ राजन्मांबाधतेऽत्यर्थंविश्वामित्रोमहामुनिः ॥ तपःकरोतियद्घोरंमदर्थंकौशिकोवने ॥ ७ ॥

नाम है ?॥ ३ ॥हे सुन्दरी ! मेरे राज्यमें कभी कोई राक्षस पराई स्त्रीको क्लेश देनेमे समर्थ नहीं होता अतएव हे वरारोहे ! तुमको कौन कष्ट देता है मैं उसको अभी मारूंगा ॥ ४ ॥हे कृशोदरि ! तुम सावधान हो अब रोदन मत करो, तुम्हारे दुःखका क्या विषय है सो मुझसे कहो. हे सुमध्यमे ! तुम निश्चय जानो कि, मेरे राज्यमे कोई पापिष्ठ मनुष्य नहीं रहता ॥ ५ ॥ नरपतिश्रेष्ठ हरिश्चन्द्रके इस प्रकार वचन सुन वह सर्वाङ्गसुन्दरी स्त्री दोनों हाथोंसे ऑसू पोंछती हुई उनसे कहनेलगी ॥ ६ ॥ नारी बोली हे राजेन्द्र ! मैं सिद्धिरूपिणी हूं मुझको प्राप्त करनेके लिये महर्षि विश्वामित्र घोर तपस्या करते है अतएव उन्हीं कौशिकसे मुझको यह क्लेश उपस्थित हुआ है ॥ ७ ॥

अथवा दानव हो इससमय बाणोंसे उसका संहार करूंगा ॥ २८॥ मालियोने कहा हे महाराज ! वह शूकर देव दानव यक्ष अथवा किन्नर नहीं है एक महाकाय शूकरने वनमें आकर प्रवेश किया है ॥ २९ ॥ अत्यन्त वेगवान् वह शूकर दाँतोंसे सम्पूर्ण शोभायमान पुष्प वृक्षोंको जडसहित उखाडता है अधिक क्या कहै वह सब वनको छिन्नभिन्न करे डालता है॥ ३०॥हे महाराज हमने उसके बाण लाठी और पत्थरोंसे बहुत प्रहार किया तथापि वह किसीसे न डरा बरन् वह हमको विनाश करनेके लिये दौडा ॥ ३१ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! उनकों इसप्रकार वचन सुन राजा अत्यन्त क्रोधित हुए और शीघ्र घोडेपर चढ उपवनकी ओर गये ॥ ३२ ॥ वह जिस समय उस उपवनको चले उस समय सादी सवार निषादी हाथीपर चढनेवाले रथी और पैदल सम्पूर्ण सेना उनके पीछे पीछे चली

मालाकाराऊचुः॥ नदेवोनचदैत्योऽस्तिनयक्षोनचकिन्नरः ॥ कश्चित्कोलोमहाकायोराजंस्तिष्ठतिकानने ॥ २९ ॥ पुष्पवृक्षानतिमृदून्दंतेनोन्मूलयत्यसौ ॥ विदीर्णतद्वनंसर्वंसूकरेणाऽतिरंहसा ॥ ३० ॥ विशिखैस्ताडितोऽस्माभिर्दृषद्भिर्लकुटैस्तथा ॥ नबिभेतिमहाराजहंतुमस्मानुपाद्रवत् ॥३१ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्याकर्ण्यवचस्तेषांराजाकोपसमाकुलः ॥ अश्वमारुह्यतरसाजगामोपवनंप्रति ॥ ३२ ॥ सैन्येनमहतायुक्तोगजाश्वरथसंयुतः ॥ पदातिवृंदसहितःप्रययौवनमुत्तमम् ॥३३॥ तत्राऽपश्यन्महाकोलंघुर्घुरंतंभयानकम्॥ वनंभग्नंचसंवीक्ष्यराजाक्रोधयुतोऽभवत् ॥ ३४ ॥ चापेबाणंसमारोप्यविकृष्यचशरासनम् ॥ तंहंतुसूकरंपापंतरसासमुपाक्रमत् ॥३५ ॥ समालोक्यचराजानंचापहस्तंरुषाकुलम् ॥ संमुखोऽभ्यद्रवत्तूर्णंकुर्वञ्छब्दंसुदारुणम् ॥ ३६ ॥ तमायांतंसमालोक्यवराहंविकृताननम्॥मुमोचविशिखंतस्मिन्हंतुकामोमहीपतिः ॥३७॥ वंचयित्वाऽथतद्बाणंसूकरस्तरसाबलात् ॥ निर्जगाममहावेगात्तमुल्लंघ्यनृपंतदा ॥ ३८ ॥ गच्छंतंतंसमालोक्यराजाकोपसमन्वितः ॥ मुमोचविशिखांस्तीक्ष्णांश्चापमाकृष्ययत्नतः ॥ ३९ ॥

॥ ३३ ॥ राजाने वहाँ जायकर घुर्घुराते हुए भयंकर विशालकाय उस शूकरको देखा और वनकी भग्नावस्था देखकर अत्यन्त क्रोधयुक्त हुए॥ ३४॥तब उन्होंने शरासन खैंच बाण चढाय उस शूकरको मारनेके लिये आक्रमण किया॥ ३५॥ वह शूकर राजाको धनुषबाण धारणपूर्वक अत्यन्त क्रोधसे भरे हुए आता देखकर घोर शब्द करते करते शीघ्र राजाकी ओर चला॥ ३६॥उस भीमकाय शूकरको मुँह फैलाये आता हुआ देखकर राजा उसके मारनेकी इच्छासे उसके ऊपर शरवर्षण करने लगे॥ ३७॥तब वह शूकर शीघ्र उन सम्पूर्ण बाणोंको विफलकर तत्काल अत्यन्त वेगसहित बलपूर्वक राजाको उलांघता हुआ निकला॥ ३८॥उसकेचलेजानेपर

राजा क्रोधके वशीभूत हो अत्यन्त यत्नसहित धनुष खैंचकर बाण छोडने लगे ॥ ३९ ॥ तिस काल वह शूकर राजाको कभी दिखाई देता और कभी छिपजाता था और अनेक प्रकारका शब्द करता हुआ भागा ॥ ४० ॥ राजा हरिश्चन्द्रभी अत्यन्त क्रोधित हो शरासन खैंच वायुके समान वेगशाली घोडेपर चढ उसके पीछे दौडे ॥ ४१ ॥ तब सम्पूर्ण सैन्यने इधर उधर वनमे प्रवेश किया राजा अकेलेही उस भागते हुए शूकरके पीछे पीछे दौडे ॥ ४२ ॥ मध्याह्न काल उपस्थित होनेपर राजा एक विजनवनमें पहुँचे तिससमय उनका वाहन थक गया था और वहभी भूँख प्याससे कातर होगये थे ॥ ४३ ॥ शूकरके छिपजानेपर राजा घोर निबिड वनमे मार्ग भूल दीनभावसे चिन्ता करने लगे ॥ ४४ ॥ उन्होंने मनमें विचारा कि, मैं क्या करूं और कहां जाऊं इस घोर वनमे मेरा कोई सहायक

क्षणंदृष्टिपथंराज्ञःक्षणंचाऽदर्शनंगतः ॥ कुर्वन्बहुविधारावंसूकरःसमुपाद्रवत् ॥ ४० ॥ हरिश्चंद्रोऽतिकुपितोमृगस्याऽनुजगामह ॥ अश्वेनवायुवेगेनविकृष्यचशरासनम् ॥ ४१ ॥ इतस्ततस्ततःसैन्यमगमच्चवनांतरम् ॥ एकाकीनृपतिःकोलंव्रजंतंसमुपाद्रवत् ॥ ४२ ॥ मध्याह्नसमयेराजासंप्राप्तोविजनेवने ॥ तृषितःक्षुधितोत्यर्थंबभूवश्रांतवाहनः ॥ ४३ ॥ सूकरोऽदर्शनंप्राप्तोराजाचिंतातुरोऽभवत् ॥ मार्गभ्रष्टोऽतिविपिने दारुणेदीनवत्स्थितः ॥ ४४ ॥ किंकरोमिक्कगच्छामिनसहायोऽस्तिमेवने ॥ अज्ञातस्वपथःकुत्रव्रजामीतिव्यचिंतयत् ॥ ४५ ॥ एवंचिंतयतस्तत्रविपिनेजनवर्जिते ॥ राजाचिंतातुरोपश्यन्नदींसुविमलोदकाम् ॥ ४६ ॥ वीक्ष्यतांमुदितोराजापाययित्वातुरंगमम् ॥ अश्वादुत्तीर्यविमलंपपौपानीयमुत्तमम् ॥ ४७ ॥ जलंपीत्वानृपस्तत्रसुखमापमहीपतिः ॥ इयेषनगरंगंतुंदिग्भ्रमेणाऽतिमोहितः ॥ ४८ ॥ विश्वामित्रस्तुसंप्राप्तोवृद्धब्राह्मणरूपधृक् ॥ ननामवीक्ष्यराजातंप्रीतिपूर्वंद्विजोत्तमम् ॥ ४९ ॥ तमुवाचगाधिराजःप्रणमंतंनृपोत्तमम् ॥ स्वस्तितेऽस्तुमहाराजकिमर्थमिह चाऽऽगतः ॥ ५० ॥ एकाकीविजनेराजन्किंचिकीर्षितमत्रते ॥ ब्रूहिसर्वंस्थिरोभूत्वाकारणंनृपसत्तम ॥ ५१ ॥

नहीं है विशेषकर जानेका मार्ग नहीं जानता इस समय कहां जाऊं ॥ ४५ ॥ इसप्रकार चिन्ता करते करते राजाने उस जनशून्य वनमें सहसा एक स्वच्छ जलवाली नदी देखी ॥ ४६ ॥ उस नदीको देखकर राजा प्रसन्न हुए और फिर घोडेसे उतर स्वयं निर्मल जलपानकर घोडेको भी जल पिलाया ॥ ४७ ॥ वह नरपालक जलपान कर स्वस्थ हुए और तिसकाल दिग्भ्रमसे अत्यन्त मोहित होनेपर भी नगरके जानेकी इच्छा की ॥ ४८ ॥ इसी समय विश्वामित्र वृद्ध ब्राह्मणका रूप धारण पूर्वक वहाँ आकर उपस्थित हुए राजाने उन द्विजवरको देखकर भक्तिसहित प्रणाम किया ॥ ४९ ॥ विप्रवेषधारी विश्वामित्रने उन प्रणाम करते हुए राजा हरिश्चन्द्रसे कहा हे महाराज ! आपका मंगल हो आप किसलिये इस स्थानमे आए हैं ॥ ५० ॥ हे महाराज ! इस विजनवनमें आपका क्या प्रयोजन है ?

आप सावधान होकर मुझसे सम्पूर्ण वृत्तान्त कहिये ॥ ५१ ॥ राजाने कहा हे द्विजवर ! एक विशालकाय महाबलवान् शूकरने मेरे पुष्पकवनमें प्रवेशकर कोमल सम्पूर्ण पुष्पपादपोंको एकवारही तोड डाला है ॥ ५२ ॥ मैं उसी दुष्टशूकरको निवारण करनेके लिये धनुष धारणकर सेनासहित नगरसे निकला था॥५३॥ वह वेगवान् पापिष्ठ मायावी शूकर मेरी दृष्टिसे छिपकर कहीं चलागया है मै उसके पीछे पीछे दौडताहुआ इस स्थानमें आया हूं इससमय मेरी सेना कहां चली गई है यह मै नहीं जानता॥५४॥हे मुनिवर!मै सैन्यहीन क्षुधित और तृषित होकर इस स्थानमें आया हूं मै नगरका मार्ग नहीं जानता और सैनिक लोग किस मार्गको गये है यहभी मैं नहीं जानता ॥५५॥ हे विभो ! मेरे भाग्यसेही आप इस विजनवनमें उपस्थित हुए है इस समय मैं नगरको जाऊंगा आप मार्ग बताइये ॥५६॥ मैं अयोध्याका अधिपति हरिश्चन्द्र हूं मैंने राजसूय यज्ञ किया है अतएव मुझसे जो जिसकी प्रार्थना करता है मैं उसको वही देता हूं यह सब जानते है ॥ ५७ ॥

राजोवाच ॥ सूकरोऽतिमहाकायोबलवान्पुष्पकाननम् ॥ समुपेत्यममर्दाऽऽशुकोमलान्पुष्पपादपान् ॥ ५२ ॥ तंनिवारयितुंदुष्टंकरेकृत्वा चकार्मुकम् ॥ ससैन्योऽहंस्वनगरान्निर्गतोमुनिसत्तम ॥ ५३ ॥ गतोऽसौहक्पथात्पापोमायावीक्वापिवेगवान् ॥ पृष्ठतोऽहमपिप्राप्तःसैन्यंक्वापि गतंमम ॥ ५४ ॥ क्षुधितस्तृषितश्चाऽहंसैन्यभ्रष्टस्त्विहाऽऽगतः ॥ नजानेपुरमार्गंचतथासैन्यगतिंमुने ॥ ५५ ॥ पंथानंदर्शयविभोव्रजामिनग रंप्रति ॥ ममाऽत्रभाग्ययोगेनप्राप्तस्त्वंविजनेवने ॥ ५६ ॥ अयोध्याधिपतिश्चाऽहंहरिश्चंद्रोऽतिविश्रुतः ॥ राजसूयस्यकर्ताचवांछितार्थप्रदः सदा ॥ ५७ ॥ धनेच्छायदितेब्रह्मन्यज्ञार्थंद्विजसत्तम ॥ आगंतव्यमयोध्यायांदास्यामिविपुलंधनम् ॥ ५८ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणे सप्तमस्कन्धेऽष्टादशोऽध्यायः ॥ १८॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाभूपतेःकौशिकोमुनिः ॥ प्रहस्यप्रत्युवाचेदंहरिश्चंद्रंतदानृपः ॥१॥ राजंस्तीर्थमिदंपुण्यंपावनंपापनाशनम् ॥ स्नानंकुरुमहाभागपितॄणांतर्पणंतथा ॥ २ ॥ कालःशुभतमोऽस्तीहतीर्थेस्नात्वाविशांपते ॥ दानंदद स्वशक्त्याऽत्रपुण्यतीर्थेऽतिपावने ॥ ३ ॥ प्राप्यतीर्थंमहापुण्यमस्नात्वायस्तुगच्छति॥सभवेदात्महाभूयइतिस्वायंभुवोऽब्रवीत् ॥ ४ ॥

हे द्विजवर ! आपकी यज्ञके लिये यदि धनकी इच्छा हो तो मेरे संग अयोध्याको चलिये फिर मै आपको बहुत धन दूंगा ॥ ५८ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायामष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ व्यासजीने कहा हे नरनाथ ! महर्षि कौशिकने नरपति हरिश्चन्द्रके इसप्रकार वचन सुन फिर हँसकर उनसे कहा ॥ १ ॥ हे राजन् ! यह तीर्थ अत्यन्त पवित्र है इसमें स्नान करनेसे सम्पूर्ण पाप नष्ट होकर पुण्य उदय होता है अतएव हे महाभाग ! आप इसमें स्नानकर पितृगणोंका तर्पण कीजिये ॥ २ ॥ हे नरनाथ ! इससमय अत्यन्त पुण्यकाल उपस्थित है अतएव आप इस पवित्र पुण्यतीर्थमें स्नानकर अपनी शक्तिके अनुसार दान कीजिये ॥ ३ ॥ स्वायंभुवमनुने कहा है जो पुरुष महापुण्यदा

यक तीर्थमे उपस्थित होकर स्नानदानादि विना किये जाता है वह मनुष्य आत्माको वञ्चना करता है सुतरां वह आत्मघाती होता है इसमें सन्देह नहीं॥४॥ अतएव हे राजन्! आप अपनी शक्तिके अनुसार इस अत्युत्तम तीर्थमें पुण्यकार्य सम्पादन कीजिये इसके उपरान्त मै आपको मार्ग बताऊंगा तभी आप अयोध्याको जायँगे ॥५॥ हे काकुत्स्थ ! फिर आपके दानसे परितुष्ट होकर मै आपको मार्ग बतानेके लिये आपके संग चलूंगा यह स्थिर किया हैं॥६॥राजाने महर्षिके यह छलयुक्त वचन सुनकर अपने देहसे संपूर्ण वस्त्र उतारे और वृक्षमें घोडेको बांध विधिपूर्वक स्नान करनेके लिये नदीकी ओर चले ॥७॥हे राजन् ! अवश्यम्भावि दैवयोगसे मुनिके वचनोंसे इतने मोहित होगये थे कि,तिससमय उनक एकवारही वशीभूत होगये॥८॥फलतः उन्होंने यथाविधि स्नानकार्य समापनपूर्वक देव और पितरोंका

तस्मात्तीर्थवरेराजन्कुरुपुण्यंस्वशक्तितः ॥ दर्शयिष्यामिमार्गंतेगतासिनगरंततः ॥५॥ आगमिष्याम्यहंमार्गंदर्शनार्थंतवाऽनघ ॥ त्वयासहाऽद्यकाकुत्स्थतवदानेनतोषितः ॥ ६ ॥ तच्छ्रुत्वावचनंराजामुनेःकपटमंडितम् ॥ वासांस्युत्तार्यविधिवत्स्नातुमभ्याययौनदीम् ॥ ७ ॥ बंधयित्वाहयंवृक्षेमुनिवाक्येनमोहितः ॥ अवश्यंभावियोगेनतद्वशस्तुतदाऽभवत् ॥ ८ ॥ राजास्नानविधिंकृत्वासंतर्प्यपितृदेवताः ॥ विश्वामित्रमुवाचेदंस्वामिन्दानंददामिते॥ ९॥ यदिच्छसिमहाभागतत्तेदास्यामिसांप्रतम् ॥ गावोभूमिंहिरण्यंचगजाश्वरथवाहनम् ॥ १० ॥ नाऽदेयंमेकिमप्यस्तिकृतमेतद्व्रतंपुरा ॥ राजसूयेमखश्रेष्ठेमुनीनांसन्निधावपि ॥ ११ ॥ तस्मात्त्वमिहसंप्राप्तस्तीर्थेऽस्मिन्प्रवरेमुने ॥ यत्तेऽस्तिवांछितंब्रूहिददामितववांछितम् ॥ १२ ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ मयापूर्वंस्मृताराजन्कीर्तिस्तेविपुलाभुवि ॥ वसिष्ठेनचसंप्रोक्तादातानास्तिमहीतले ॥ १३ ॥ हरिश्चंद्रोनृपश्रेष्ठःसूर्यवंशमहीपतिः ॥ तादृशोनृपतिर्दातानभूतोनभविष्यति ॥ १४ ॥

तर्पणकर विश्वामित्रसे कहा हे स्वामिन् ! मैं आपको दान करता हूं॥९॥हे महाभाग ! गो भूमि स्वर्ण हाथी घोडे रथ अथवा वाहन इत्यादि आप जिस किसीकी इच्छा करैं मै इस समय वही आपको दूंगा ॥१०॥जिसको मै न देसकूं ऐसी कोई वस्तु नहीं है पहले जब मैंने श्रेष्ठ राजसूय यज्ञका अनुष्ठान किया था तिससमय मुनियोंके सामने यह व्रत अवलम्बन किया है॥११॥अतएव हे मुनिवर!आपभी इस प्रधान तीर्थमें उपस्थित हुए है इससमय जो आपका अभिलषित है वहकहिये मैं आपको वाञ्छित वस्तु प्रदान करता हूं ॥ १२॥ विश्वामित्रने कहा हे राजन् ! आपकी कीर्ति पृथ्वीतलमें अत्यन्त फैलीहुई है विशेषकर आपकी समान दाता पृथ्वीमे दूसरा कोई नहीं है मैने पूर्वमे सुना है वसिष्ठमुनिने कहा है कि॥१३॥ त्रिशंकुके पुत्र सूर्यवंशीय महीपति हरिश्चन्द्रही इस पृथ्वीतलमें राजाओंके अग्रगण्य

अद्वितीय और उदारस्वभाव है उनकी समान दाता नरपति पृथ्वीमें दूसरा कोई नहीं हुआ और होगाभी नहीं. अतएव हे पार्थिव ! मेरे पुत्रका विवाह उपस्थित है इसलिये अब आपसे प्रार्थना करता हूं ॥१४॥१५ ॥ आप उस पुत्रविवाहके लिये धन दीजिये. राजाने कहा हे विप्रवर ! आप विवाहकार्य कीजिये मै आपका प्रार्थित दान दूंगा ॥ १६ ॥ अधिक क्या आप जिस धनकी इच्छा करें मैं वही आपको यथेष्ट प्रदान करूंगा इसमें कुछ सन्देह नहीं है. व्यासजीने कहा हे महा राज ! कौशिकमुनि उनके इसप्रकार वचन सुनतेही उनको छलनेके लिये तत्पर हुए ॥ १७ ॥ और गान्धर्वी माया प्रगटकर एक सुन्दराकृति कुमार और दश वर्षीय एक कन्या उत्पन्न की ॥ १८ ॥ और भूपालको उन्है दिखाकर कहा हे नृपसत्तम ! अब इनका विवाहकार्य संपादन करना होगा.हे महाराज ! गृहस्थका

पृथिव्यापरमोदारस्त्रिशंकुतनयोयथा ॥ अतस्त्वांप्रार्थयाम्यद्यविवाहोमेऽस्तिपार्थिव ॥१५॥पुत्रस्यचमहाभागतदर्थंदेहिमेधनम् ॥ राजोवाच॥ विवाहंकुरुविप्रेन्द्रददामिप्रार्थितंतव ॥ १६ ॥ यदिच्छसिधनंकामंदातातस्यास्मिनिश्चितम् ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्तःकौशिकस्तेनवंचनात त्परोमुनिः ॥ १७ ॥ उद्भाव्यमायांगांधर्वींपार्थिवायाऽप्यदर्शयत् ॥ कुमारःसुकुमारश्चकन्याचदशवार्षिकी ॥ १८ ॥ एतयोःकार्यमप्यद्यकर्त व्यंनृपसत्तम ॥ राजसूयाधिकंपुण्यंगृहस्थस्याविवाहतः ॥ १९ ॥ भविष्यतितवाऽद्यैवविप्रपुत्रविवाहतः ॥ तच्छुत्वावचनंराजामाययातस्य मोहितः ॥ २० ॥ तथेतिचप्रतिज्ञायनोवाचाऽल्पंवचस्तथा ॥ तेनदर्शितमार्गोऽसौनगरंप्रतिजग्मिवान् ॥ २१ ॥ विश्वाऽमित्रोऽपिराजानंवं चयित्वाऽऽश्रमंययौ ॥ कृतोद्वाहविधिस्तावद्विश्वामित्रोब्रवीन्नृपम् ॥ २२ ॥ वेदीमध्येनृपाऽद्यत्वंदेहिदानंयथेप्सितम्॥राजोवाच ॥ किंतेऽभीष्टं द्विजब्रूहिददामिवांछितंकिल ॥ २३ ॥

विवाह करनेपर राजसूययज्ञसे अधिक फल प्राप्त होता है ॥१९ ॥ अतएव ब्राह्मणके पुत्रका विवाह करनेसे अभी आपको वह फल होगा.राजा उनकी मायासे मोहित हुएथे इसकारण यह वचन सुनतेही ॥ २० ॥ यही होगा ऐसा कहकर प्रतिज्ञा की परन्तु उसके विरुद्धमें सामान्यमात्र भी वचन न कहे अनन्तर विश्वामि त्रके मार्ग दिखलानेपर राजा नगरकी ओर चले ॥ २१॥ विश्वामित्रने भी राजाको छलकर अपने आश्रमको प्रस्थान किया इसके उपरान्त नरपति अग्निशालामें उपस्थित हुए इसी समय विश्वामित्र उनके समीप उपस्थित हो कहनेलगे हे राजन् ! विवाह विधिनिष्पन्न हुई है ॥ २२ ॥ अतएव आप अब इस वेदीमें मेरा

जो अभिलषित है वह दीजिये. राजाने कहा हे द्विजवर ! आपका वांछित क्या है सो कहिये॥ २३॥ अब मै यशका अभिलाषी हूं इसकारण संसारमे मुझे जो अदेय है आप यदि उसकी भी प्रार्थना करै तो भी मै आपको दूंगा; इसमे सन्देह नहीं. जो मनुष्य विभवका अधिकारी होकर भी ॥ २४॥ परलोकका सुखकर पवित्र यश उपार्जन नहीं करता उसका जीवन निष्फल है इसमें सन्देह नहीं. विश्वामित्रने कहा हे महाराज ! आप इस पवित्र वेदीमे छत्र चामरादियुक्त और हाथी घोडे रथ एवं पदातिसहित रत्नपरिपूर्ण राज्य इस वरको दीजिये. व्यासजीने कहा हे राजन् ! महाराज हरिश्चन्द्र उनकी मायासे मोहित होगये थे इसकारण मुनिके वचन सुनते ही ॥ २५ ॥ २६ ॥ विना विचारे अपनी इच्छानुसार उनसे कहा हे मुनिवर ! आपकी प्रार्थनासे मैं यह विशाल राज्य प्रदान करता हूं तब अत्यन्त निष्ठुर विश्वामित्रने उनसे कहा हे राजेन्द्र ! मैने भी ग्रहण किया ॥ २७ ॥ किन्तु हे महामते ! आप इससमय दानके उपयुक्त दक्षिणा प्रदान कीजिये. मनुने

अदेयमपिसंसारेयशःकामोऽस्मिसांप्रतम् ॥ व्यर्थंहिजीवितंतस्यविभवंप्राप्ययेनवै ॥२४॥ नोपार्जितंयशःशुद्धंपरलोकसुखप्रदम्॥विश्वामित्र उवाच॥राज्यंदेहिमहाराजवरायसपरिच्छदम्॥२५॥गजाश्वरथरत्नाढ्यंवेदीमध्येऽतिपावने॥व्यासउवाच॥मोहितोमाययातस्यश्रुत्वावाक्यंमुने र्नृपः॥२६॥दत्तमित्युक्तवान्राज्यमविचार्ययदृच्छया॥गृहीतमितितंप्राहविश्वामित्रोऽतिनिष्ठुरः॥२७॥ दक्षिणांदेहिराजेंद्रदानयोग्यांमहामते ॥ दक्षिणारहितंदानंनिष्फलंमनुरब्रवीत् ॥२८॥ तस्माद्दानफलायत्वंयथोक्तांदेहिदक्षिणाम् ॥ इत्युक्तस्तुतदाराजातमुवाचाऽतिविस्मितः ॥२९॥ ब्रूहिकिंयद्धनंतुभ्यंदेयंस्वामिन्मयाधुना ॥ दक्षिणानिष्क्रयंसाधोवदयावत्प्रमाणकम्॥३०॥दानपूर्त्यैप्रदास्यामिस्वस्थोभवतपोधन॥विश्वामि त्रस्तुतच्छ्रुत्वातमाहमेदिनीपतिम् ॥ ३१ ॥ हेमभारद्वयंसार्धंदक्षिणांदेहिसांप्रतम् ॥ दास्यामीतिप्रतिश्रुत्यतस्मैराजातिविस्मितः ॥ ३२ ॥

कहा है कि, विनादक्षिणाके दान निष्फल होता है ॥ २८ ॥ अतएव आप दानका फल प्राप्त करनेकेलिये यथाविहित दक्षिणा दीजिये. राजा उनके इसप्रकार वचन सुनतेही अत्यन्त विस्मित हो कहने लगे ॥ २९ ॥ हे प्रभो ! अब आपको क्या धनदेना होगा सो आप कहिये, हे साधो ! जितना दक्षिणाका मूल्य देना होगा सो आप कहिये ॥ ३० ॥ हे तपोधन ! आप व्याकुल न हूजिये मै दान पूर्ण करनेकेलिये वह आपको दूंगा इसमें सन्देह नहीं. विश्वामित्र यह सुन कर महीपतिसे कहनेलगे ॥ ३१ ॥ सम्प्रति ढाईभार सुवर्णदक्षिणास्वरूप प्रदान कीजिये. हे महाराज ! तब राजा हरिश्चन्द्रने अत्यन्त विस्मित हो यही दूंगा ऐसा कहकर अंगीकार किया ॥ ३२ ॥

तदैवसैनिकास्तस्यवीक्षमाणाःसमागताः॥दृष्ट्वामहीपतिंव्यग्रंतुष्टुवुस्तेमुदान्विताः ॥३३॥ व्यासउवाच॥श्रुत्वातेषांवचोराजानोक्त्वाकिंचिच्छुभाशुभम् ॥चिंतयन्स्वकृतंकर्मययावंतःपुरेततः॥३४॥किंमयास्वीकृतंदानंसर्वस्वंयत्समर्पितम् ॥ वंचितोऽहंद्विजेनाऽत्रवनेपाटच्चरैरिव ॥३५॥ राज्यंसोपस्करंतस्मैमयासर्वंप्रतिश्रुतम् ॥भारद्वयंसुवर्णस्यसार्धंचदक्षिणापुनः ॥३६॥ किंकरोमिमतिर्भ्रष्टानज्ञातंकपटंमुनेः ॥ प्रतारितोऽहंसहसाब्राह्मणेनतपस्विना ॥३७॥ नजानेदैवकार्यंवैहादैवकिंभविष्यति॥इतिचिंतापरोराजागृहंप्राप्तोऽतिविह्वलः ॥३८॥ पतिंचितापरंदृष्ट्वाराज्ञीपप्रच्छकारणम् ॥ किंप्रभोविमनाभासिकाचिंताब्रूहिसांप्रतम् ॥ ३९ ॥ वनात्पुत्रःसमायातोराजसूयःकृतःपुरा ॥ कस्माच्छोचसिराजेंद्रशोकस्यकारणंवद ॥ ४० ॥ नाऽरातिर्विद्यतेकाऽपिबलवान्दुर्बलोऽपिवा ॥ वरुणोऽपिसुसंतुष्टःकृतकृत्योऽसिभूतले ॥ ४१ ॥ चिंतयाक्षीयतेदेहोनास्तिचितासमामृतिः ॥ यज्यतांनृपशार्दूलस्वस्थोभवविचक्षण ॥ ४२ ॥

और चिन्तित चित्तसे घोडेपर चढ शीघ्र जानेकेलिये प्रस्थित हुए इसी समय मार्ग भूलेहुए सैनिकलोग उन्हे ढूँढते ढूँढते उनके समीप आनकर उपस्थित हुए तब वह महीपतिको देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुए और उनको चिन्तातुर देखकर व्यग्रभावसे उनका स्तवकरनेलगे॥ ३३ ॥व्यासजीने कहा हे महाराज ! उनके वचन सुनकर राजा हरिश्चन्द्रने अच्छा वा बुरा कुछ भी न कहा परन्तु अपने कियेहुए कार्यके विषयकी चिन्ता करते करते अन्तःपुरमें प्रवेश किया ॥ ३४ ॥हाय ! मैंने किस दानके करनेको स्वीकार किया इससमय जो कि,सर्वस्वही समर्पणकिया वनमें चोरके समान इन,द्विजवरसे मैं इस विषयमे छलागया ॥॥ ३५॥वस्तुसहित सम्पूर्ण राज्य इनको दूंगा ऐसा कहकर प्रतिज्ञा की है, अब उनका दक्षिणास्वरूप,ढाईभार सुवर्णभी देनाहोगा॥ ३६ ॥क्या करूं मेरी बुद्धि नष्ट होगईथी इसलिये मैं मुनिकी कपटता नहीं जानसका इससेही इस तपस्वी ब्राह्मणसे धोखा खाया॥ ३७॥दैवका कार्य जानना साध्य नहीं है हा दैव ! इस समय मैं क्या करूं ? अत्यन्त विह्वल हो इसप्रकार चिन्ता करतेकरते राजाने अन्तःपुरके गृहमें प्रवेश किया ॥ ३८ ॥ तब रानी स्वामीको चिन्तामें निमग्न देखकर उनसे चिन्ताका कारण पूछने लगी. हे प्रभो आप क्यों विमन हुए हैं ? सम्प्रति आपकी चिन्ताका क्या विषय है सो आप कहिये॥ ३९ ॥हे राजेन्द्र ! पुत्र वनसे गृहमें आगया है पूर्वमें राजसूय यज्ञभी किया है अतएव किसकारणसे शोक करते हो ? आप उस शोकका कारण कहिये ॥ ४० ॥ आपका बलवान् वा दुर्बल कोई शत्रु कहीं भी विद्यमान नहीं है केवल वरुणही आपसे कुपित थे वहभी इससमय भलीभाँति सन्तुष्ट हुए है अतएव पृथ्वीतलमें आपका शेषकार्य कुछ नहीं है ॥ ४१॥ हे नृपवर ! चिन्तामें दिन दिन क्षीण

होताहै अतएव चिन्ताके समान मृत्युका कारण दूसरा कुछ नहीं है आप बुद्धिमान् हो इसकारण चिन्ताको त्यागकर सावधान हूजिये॥ ४२॥ प्रियतमाके प्रीतिसहित इसप्रकार नचन कहनेपर राजाने उसे सुन शुभाशुभ चिन्ताका कारण उनसे यथाकथञ्चित् कठिनतासे कहा॥४३॥ किन्तु उन महाराजने चिन्तामें निमग्न होकर भोजन न किया और शुभ्र शय्यापर शयन करकेभी निद्रा प्राप्त न करसके ॥ ४४॥ फिर प्रातःकालके समय उठकर चिन्तित चित्तसे जब संध्यादि कार्य संपादन कर रहे थे उसीसमय उस स्थानमें विश्वामित्र आनकर उपस्थित हुए ॥ ४५ ॥ द्वारपालके मुनिकी आगमवार्त्ता निवेदन करनेपर राजाने उनको आनेकी अनुमति प्रदानकी, अनन्तर यह सर्वस्वहारक विश्वामित्र उनके समीप उपस्थित हो वारंवार प्रणाम करतेहुए राजासे कहने लगे ॥ ४६ ॥ मुनि बोले हे राजन् ?

तन्निशम्यप्रियावाक्यंप्रीतिपूर्वंनराधिपः ॥ प्रोवाचकिंचिच्चिंतायाःकारणंचशुभाशुभम् ॥ ४३ ॥भोजनंनचकाराऽसौचिंताविष्टस्तथानृपः ॥ सुप्त्वापिशयनेशुभ्रेलेभेनिद्रांनभूमिपः ॥ ४४ ॥ प्रातरुत्थायचिंतार्तोयावत्संध्यादिकाःक्रियाः ॥ करोतिनृपतिस्तावद्विश्वामित्रःसमागतः ॥ ४५ ॥ क्षत्त्रानिवेदितोराज्ञेमुनिःसर्वस्वहारकः ॥ आगत्योवाचराजानंप्रणमंतंपुनःपुनः ॥ ४६ ॥विश्वामित्रउवाच ॥ राजंस्त्यजस्वराज्यं मेदेहिवाचाप्रतिश्रुतम् ॥ सुवर्णस्पृशराजेंद्रसत्यवाग्भवसांप्रतम् ॥ ४७ ॥ हरिश्चंद्रउवाच ॥ स्वामिन्राज्यंतवेदंमेमयादत्तंकिलाधुना ॥ त्यक्त्वान्यत्रगमिष्यामिमाचिंतांकुरुकौशिक ॥ ४८ ॥ सर्वस्वंममतेब्रह्मन्गृहीतंविधिवद्विभो ॥ सुवर्णदक्षिणांदातुमशक्तोह्यधुनाद्विज ॥ ४९ ॥दानं ददामितेतावद्यावन्मेस्याद्धनागमः ॥ पुनश्चत्कालयोगेनतदादास्यामिदक्षिणाम् ॥ ५० ॥ इत्युक्त्वानृपतिःप्राहपुत्रंभार्यांचमाधवीम् ॥ राज्यमस्मैप्रदत्तंवैमयावेद्यांसुविस्तर ॥ ५१ ॥

आप अपना राज्यपरित्याग कीजिये और मुझको जो सुवर्ण दक्षिणा देनेकी प्रतिज्ञा की है वह देकर इस समय यथार्थ ही सत्यवादी हूजिये ॥ ४७॥ हरिश्चन्द्रने कहा हे प्रभो ! मैने आपको अपना विशाल राज्य प्रदान किया है अतएव मेरा राज्य आपकाही हुआहै इसकारण मै इस राज्यको परित्यागकर अन्य किसी स्थानमें जाता हूं, हे कौशिक ! आप इस विषयमें कुछभी चिन्ता न कीजिये ॥ ४८ ॥ हे ब्रह्मन् ! आपने विधिके अनुसारही मेरा सर्वस्व ग्रहण किया है अतएव मै इससमय दक्षिणा देनेमें अत्यन्त असमर्थ हूं ॥ ४९ ॥ यदि कालवश फिर मुझको धन प्राप्त हो तो तत्काल आपकी दक्षिणा दूंगा ॥ ५० ॥ नरपति हरिश्चन्द्र उनसे यह बात कह शैब्यानाम्नी भार्या और पुत्र रोहितसे कहने लगे मैने अग्निहोत्रशालामें यह विस्तीर्ण राज्य इनको दान किया है ॥ ५१ ॥

हाथी घोडे रथ स्वर्ण और रत्नराशिके सहित सम्पूर्ण प्रदान किया है. अधिक क्या हमारे तीन शरीरोंके अतिरिक्त समस्तही इनको समर्पण किया है ॥ ५२ ॥ यह महर्षिवर सर्वसमृद्धि सम्पन्न इस राज्यको भली भाँति ग्रहण करैं हम अयोध्याको छोड किसी वन अथवा पर्वतकी गुफामें जायँगे ॥ ५३ ॥ अत्यन्त धर्मिष्ठ राजा हरिश्चन्द्र भार्या और पुत्रसे यह बात कह और उन द्विजवरका सन्मान कर आपने घरसे निकले ॥ ५४ ॥ तब भूपतिको जाता हुआ देखकर उनकी भार्या और पुत्र चिन्तासे कातर हो अत्यन्त मलिन मुखसे उनके पीछे पीछे चले ॥ ५५॥ अयोध्यावासी सम्पूर्ण प्राणी उनको देखकर रोने लगे तिसकाल नगरमें केवल घोर हाहाकार ध्वनि होने लगी ॥ ५६ ॥ हा राजन् ! आपने क्या कार्य किया ? कहांसे आपको यह क्लेश

हस्त्यश्वरथसंयुक्तंरत्नहेमसमन्वितम् ॥ त्यक्त्वात्रीणि शरीराणिसर्वंचाऽस्मैसमर्पितम् ॥ ५२ ॥ त्यक्त्वाऽयोध्यांगमिष्यामिकुत्रचिद्वनगह्वरे ॥
गृह्णात्विदंमुनिःसम्यग्राज्यंसर्वसमृद्धिमत् ॥ ५३ ॥ इत्याभाष्यसुतंभार्यांहरिश्चंद्रःस्वमंदिरात् ॥ विनिर्गतःसुधर्मात्मामानयंस्तंद्विजोत्तमम्
॥ ५४ ॥ व्रजंतंभूपतिंवीक्ष्यभार्यापुत्राबुभावपि॥चिंतातुरौसुदीनास्यौजग्मतुःपृष्ठतस्तदा ॥ ५५ ॥ हाहाकारोमहानासीन्नगरेवीक्ष्यतांस्तथा॥
चुक्रुशुःप्राणिनःसर्वेसाकेतपुरवासिनः ॥ ५६ ॥ हाराजन्किंकृतंकर्मकुतःक्लेशःसमागतः ॥ वंचितोऽसिमहाराजविधिनाऽपंडितेनह ॥ ५७ ॥
सर्वेवर्णास्तदादुःखमाप्नुयुस्तंमहीपतिम् ॥ विलोक्यभार्ययासार्धंपुत्रेणचमहात्मना ॥ ५८ ॥ निनिंदुर्ब्राह्मणंतंतुदुराचारंपुरौकसः ॥ धूर्तोऽ
यमितिभाषंतोदुःखार्ताब्राह्मणादयः ॥ ५९ ॥ निर्गत्यनगरात्तस्माद्विश्वामित्रःक्षितीश्वरम् ॥ गच्छंतंतमुवाचेदंसमेत्यनिष्ठुरंवचः॥ ६० ॥ दक्षि
णायाःसुवर्णंमेदत्त्वागच्छनराधिप ॥ नाहंऽदास्यामिवाब्रूहिमयात्यक्तंसुवर्णकम् ॥ ६१ ॥ राज्यंगृहाणवासर्वंलोभश्चेद्धृदिवर्तते ॥ दत्तंचेन्मन्य
सेराजन्देहियत्तत्प्रतिश्रुतम् ॥ ६२ ॥

उपस्थित हुआ हे महाराज ! गुणदोष न जाननेवाले विधिने आपको छला है इसमें सन्देह नहीं॥५७॥ब्राह्मण,क्षत्रिय,वैश्य,और शूद्र चारों वर्णही उन महीपतिको भार्या और महानुभाव पुत्रके सहित जाता हुआ देखकर दुःखप्रकाश करने लगे ॥ ५८ ॥ ब्राह्मण इत्यादि सम्पूर्ण पुरवासी लोग दुःखार्त्त हो उस व्यक्तिको धूर्त्त इत्यादि कटुवाक्य कह उस दुराचार ब्राह्मणकी निन्दा करने लगे ॥ ५९ ॥ पृथ्वीपति उस नगरसे निकलकर जाते थे. इसी समय विश्वामित्र उनके निकट उपस्थित हो उनसे निष्ठुर वचन कहने लगे ॥ ६० ॥ हे नरनाथ ! दक्षिणाका स्वर्ण देकर जाओ अथवा नहीं दूंगा यह बात कहो तो मैं दक्षिणाका स्वर्ण छोड दूं॥६१॥यदि आपके अन्तःकरणमें लोभ विद्यमान हो तो सम्पूर्ण राज्यग्रहण करो. हे राजन्!आपने यदि यथार्थ ही दान किया है यह जानते हो तो आपने जो

प्रतिज्ञा की है वह दीजिये॥६२॥गाधिनन्दन विश्वामित्र इसप्रकार कहरहे थे इसीसमय महीपति हरिश्चन्द्र अत्यन्त दीनभावसे प्रणामकर हाथ जोड उनसे कहने लगे ॥६३॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायाम् एकोनविंशोऽध्यायः॥१९॥हरिश्चन्द्रने कहा हे मुनिवर! आपकोदक्षिणाका स्वर्ण विनादिये मै भोजन नहीं करूंगा.यही मेरी प्रतिज्ञा जानिये अतएव हे सुव्रत!आप दक्षिणाके लिये विषाद त्याग दीजिये ॥ १ ॥ मैं सूर्यवंशीय क्षत्रिय महीपति हरिश्चन्द्र हूं विशेषकर जबसे मैने राजसूय यज्ञसम्पादन किया है तबसे जो मनुष्य मेरे निकट जिसकी प्रार्थना करता है मैं उसको वही देता हूं॥ २॥अतएव हे प्रभो!मैं अपनी इच्छानुसार दान करके उसकी दक्षिणा न दूं यह किसप्रकार सम्भव होसक्ता है?हे द्विजसत्तम ! मै अवश्यही ऋण चुकादूंगा ॥ ३ ॥ आपकी इच्छानुसार स्वर्ण अवश्यही दूंगा.

एवंब्रुवंतंगाधेयंहरिश्चंद्रोमहीपतिः ॥ प्रणिपत्यसुदीनात्माकृतांजलिपुटोऽब्रवीत्॥६३॥इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेएकोनविंशोऽध्यायः॥१९॥हरिश्चंद्रउवाच ॥ अदत्त्वातेहिरण्यंवैनकरिष्यामिभोजनम् ॥ प्रतिज्ञामेमुनिश्रेष्ठविषादंत्यजसुव्रत ॥ १ ॥ सूर्यवंशसमुद्भूतःक्षत्रियोऽहंमहीपतिः॥राजसूयस्ययज्ञस्यकर्तावांछितदोनृषु ॥ २ ॥ कथंकरोमिनाकारंस्वामिन्दत्त्वायदृच्छया ॥ अवश्यमेवदातव्यमृणंमेद्विजसत्तम ॥ ३ ॥ स्वस्थोभवप्रदास्यामिसुवर्णंमनसेप्सितम् ॥ कंचित्कालंप्रतीक्षस्वयावत्प्राप्स्याम्यहंधनम् ॥ ४॥ विश्वामित्रउवाच ॥ कुतस्तेभविताराजन्धनप्राप्तिरतःपरम् ॥ गतंराज्यंतथाकोशोबलंचैवाऽर्थसाधनम् ॥५ ॥वृथाऽऽशातेमहीपालधनार्थेकिंकरोम्यहम् ॥ निर्धनंत्वांचलोभेनपीडयामिकथंनृप ॥ ६ ॥ तस्मात्कथयभूपालनदास्यामीतिसांप्रतम् ॥ त्यक्त्वाऽऽशांमहतींकामंगच्छाम्यहमतःपरम् ॥ ७ ॥ यथेष्टंव्रजराजेन्द्रभार्यापुत्रसमन्वितः ॥ सुवर्णंनास्तिकिंतुभ्यंददामीतिवदाधुना ॥ ८ ॥

अतएव आप सावधान हूजिये किन्तु आप एक महीनेतक प्रतीक्षा कीजिये तो मैं धनप्राप्त करके आपको देसकूंगा ॥४॥ विश्वामित्रने कहा हे राजन् ! राज्य कोष और बल इनसेही धनका आगमन होता है आपसे वह सम्पूर्ण गया. इसकारण फिर आपको धन कहाँसे प्राप्त होगा ? ॥५॥ हे महीपाल ! धनकी आशा करना आपको वृथा है इस समय मैं क्या करूं?आप निर्धन है अतएव मै लोभके वशीभूतहो आपको किसप्रकार पीडित करूं ? ॥६ ॥हे भूपाल ! आप"धन नहीं देसक्ता, यह बात कहें तो मै इस महती आशाको छोडकर इच्छानुसार जाऊं ॥७॥और आपभी"मेरे पास कुछ स्वर्ण नहीं है मै आपको इससमय क्या दूं" यह बात

कह कर भार्या और पुत्रके सहित इच्छानुसार जाइये ॥ ८ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज! भूपतिने गमनकालके समय मुनिवर विश्वामित्रके इसप्रकार वचन सुन कर कहा हे ब्रह्मन् ! आप धैर्य अवलम्बन कीजिये मैं आपको दक्षिणाका स्वर्ण दूंगा इसमें संदेह नहीं ॥९॥ हे द्विजवर ! भार्या पुत्र और मैं इन तीन जनोंकाही निरोग देह विद्यमान है सुतरां इनको बेंचकर अवश्यही आपका ऋण चुकाऊंगा॥१०॥हे विभो !इस वाराणसी पुरीमें कोई ग्राहक विद्यमान है अथवा नहीं उसको ढुंढवाइये मैं इसी स्थानमें भार्या और पुत्रके सहित दासत्व स्वीकार करूंगा॥११॥हे मुने !आप हम सबको बेच उस मूल्यसे ढाई भार सुवर्ण ग्रहणकर हमारे प्रति प्रसन्न हूजिये॥१२॥राजाने यह बात कह जिस स्थानमें शंकर प्रियतम उमाके सहित स्वयं स्थिति करते हैं उसी वाराणसी पुरीको भार्या और पुत्रके सहित प्रस्थान

॥ व्यासउवाच ॥ गच्छन्वाक्यमिदंश्रुत्वाब्राह्मणस्यचभूपतिः ॥ प्रत्युवाचमुनिंब्रह्मन्धैर्यंकुरुददाम्यहम् ॥ ९ ॥ ममदेहोऽऽस्तिभार्याःपुत्रस्यचह्यनामयः ॥ क्रीत्वादेहतुतंनूनमृणंदास्यामितेद्विज ॥ १० ॥ ग्राहकंपश्यविप्रेंद्रवाराणस्यांपुरिप्रभो॥ दासभावंगमिष्यामिसदारोऽहंसपुत्रकः ॥११॥ गृहाणकांचनंपूर्णंसार्धभारद्वयंमुने ॥ मौल्येनदत्त्वासर्वान्नःसंतुष्टोभवभूधर ॥ १२ ॥ इतिब्रुवञ्जगामाऽथसहपत्न्यासुतान्वितः॥ उमयाकांतयासार्धयत्राऽस्तेशंकरःस्वयम् ॥ १३ ॥ तांदृष्ट्वाचपुरींरम्यांमनसोह्लादकारिणीम् ॥ उवाचसकृतार्थोऽस्मिपुरींपश्यन्सुवर्चसम् ॥१४ ॥ ततोभागीरथींप्राप्यस्नात्वादेवादितर्पणम् ॥ देवार्चनंचनिर्वर्त्यकृतवान्दिग्विलोकनम्॥१५॥ प्रविश्यवसुधापालोदिव्यांवाराणसींपुरीम् ॥नैषामनुष्यभुक्तेतिशूलपाणेःपरिग्रहः॥१६॥जगामपद्भ्यांदुःखार्तःसहपत्न्यासमाकुलः॥पुरींप्रविश्यसन्नृपोविश्वासमकरोत्तदा ॥१७॥

किया ॥१३ ॥ जिस पुरीके दर्शन करनेसे चित्तको आनन्द बढता है उस शोभायमान वाराणसी नगरीको देखकर राजाने कहा आज मैं कृतार्थ हुआ ॥ १४ ॥ अनन्तर भागीरथीके तटपर जाय उसी स्थानमें स्नानकिया फिर देवता और पितरोंका तर्पण एवम् अभीष्टदेवताकीपूजा सम्पादनकर जानेका मार्ग देखनेकीइच्छासेचारों ओर देखने लगे॥१५॥भूपाल शोभायमान वाराणसी पुरीमें पहुँचकर मनमें विचार करने लगे कि,यह पुरी मनुष्यसे पालित नहीं है स्वयं शूलपाणि इसका पालनकरते हैं अतएव इसमें वास करनेसे मेरा प्रदत्त राज्यमें वास करना नहीं होगा॥१६॥तब नरपति दुःखसे अत्यन्त कातर और अति व्याकुल हो भार्या और पुत्रकेसहित पैद

छठी वाराणसी पुरीमें गये और नगरीमे प्रवेशकर उसमें विश्वास स्थापन किया ॥ १७॥इसी समय उन्होंने उन दक्षिणार्थी मुनिवरको देखा और उनको आता देख विनीतभावसे प्रणामकर॥ १८॥हाथ जोड उनसे कहा हे मुनिवर ! यह मेरी प्रियतम भार्या और यह मेरा पुत्र एवं यह मेरा जीवन विद्यमान है॥ १९॥हे द्विजवर ! इनमेंसे जिसके द्वारा आपका कार्य सम्पन्न हो उसकोही ग्रहण कीजिये अथवा अन्य जो कोई कार्य हमको करना होगा वह आप हमसे कहिये॥ २०॥ विश्वामित्रने कहा हे राजन् ! आपने "मासके अन्तमे दक्षिणा दूंगा" यह कहकर प्रतिज्ञा की हैं किन्तु वह एक मास अब पूर्ण हुआ यदि आपको अपना वचन स्मरण हो तो मुझको दक्षिणा दीजिये॥ २१ ॥राजाने कहा हे ब्रह्मन्!आप ज्ञानवान् और तपोबलयुक्त है अतएव आपके वचनमें मुझको द्विरुक्ति करना कभी उचित नहीं है किन्तु

ददृशेऽथमुनिश्रेष्ठंब्राह्मणंदक्षिणार्थिनम् ॥ तंदृष्ट्वासमनुप्राप्तंविनयावनतोऽभवत् ॥ १८॥ प्राहचैवांजलिंकृत्वाहरिश्चंद्रोमहामुनिम् ॥ इमेप्राणाः सुतश्चाऽयंप्रियापत्नीमुनेमम ॥ १९ ॥ येनतेकृत्यमस्त्याशुगृहाणाऽद्यद्विजोत्तम ॥ यच्चान्यत्कार्यमस्माभिस्तन्ममाऽऽख्यातुमर्हसि ॥ २० ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ पूर्णःसमासोभद्रंतेदीयतांममदक्षिणा॥पूर्वतस्यनिमित्तंहिस्मर्यतेस्ववचोयदि ॥२१॥ राजोवाच ॥ ब्रह्मन्नाऽद्याऽपिसंपूर्णोमा सोज्ञानतपोबल ॥ तिष्ठत्येकदिनार्धंयत्तत्प्रतिक्षस्वनाऽपरम् ॥२२॥ विश्वामित्रउवाच॥ एवमस्तुमहाराजआगमिष्याम्यहंपुनः ॥ शापंतवप्र दास्यामिनचेदद्यप्रयच्छसि ॥ २३ ॥ इत्युक्त्वाऽथययौविप्रोराजाचाऽचिंतयत्तदा ॥ कथमस्मैप्रयच्छामिदक्षिणायाप्रतिश्रुता॥२४॥ कुतःपुष्टा निमित्राणिकुत्राऽर्थःसांप्रतंमम ॥ प्रतिग्रहःप्रदुष्टोमेतत्रयाच्ञाकथंभवेत् ॥ २५ ॥ राज्ञांवृत्तित्रयंप्रोक्तंधर्मशास्त्रेषुनिश्चितम् ॥ यदिप्राणान्विसृ चामिह्यप्रदायचदक्षिणाम् ॥ २६ ॥ ब्रह्मस्वहाकृमिःपापोभविष्याम्यधमाधमः ॥ अथवाप्रेततांयास्येवरएवात्मविक्रयः ॥ २७ ॥

अभी महीना पूर्ण नहीं हुआ आधा दिन अभी बाकी है आप उसीकी प्रतीक्षा कीजिये अब कछ विलम्ब न करूंगा॥ २२॥विश्वामित्रने कहा हे महाराज !यही हो मैं फिर आऊंगा यदि तबभी दक्षिणाका सुवर्ण न दिया तो मैं तुमको शाप दूंगा॥ २३॥विश्वामित्रके यह कहकर चलेजानेपर राजाभी मनमें चिन्ता करने लगे कि दक्षिणाके विषयमें जो प्रतिज्ञा की है वह इनको किस प्रकार दूंगा॥ २४॥इस काशीमे मेरे मित्रभी नहीं हैं जो उनसे धन लूं तो इस समय धन कहां पाऊं मैं क्षत्रिय हूं मुझको दान लेनाभी निषिद्ध है अतएव वह किसप्रकार करसक्ताहूं॥ २५॥धर्मशास्त्रके अनुसार यजन अध्ययन और दान यह तीन वृत्तिही राजाओंको विहित है और यदि ब्राह्मणको दक्षिणा न देकर प्राणत्यागकरूं ॥ २६ ॥ तो ब्राह्मणस्वहरणनिबन्धनके कारण पापी होकर कृमि हूंगा अथवा नीच होकर प्रेतयो

निको प्राप्त हूंगा अतएव इसकी अपेक्षा आत्मविक्रय करनाही मेरे पक्षमें श्रेष्ट है इसमें सन्देह नहीं॥ २७॥सूतजीने कहा हे ऋषिगण ! राजाको व्याकुल दीनभावसे नीचेको मुख किये चिन्ता करताहुआ देखकर उसस्त्रीने बाष्पगद्गद स्वरसे कहा॥ २८॥हे महाराज!आप चिन्ता त्यागकर सत्यरूप अपना धर्मपालन करोक्योंकि जो मनुष्य सत्य धर्मसे च्युत होते हैं वह प्रेतके समान वर्ज्जनीय हैं ॥ २९ ॥ हे पुरुषश्रेष्ठ ! अपने सत्यका पालन करनाही पुरुषका धर्म है,इसकी अपेक्षा श्रेष्ठ धर्म दूसरा नहीं है बुद्धिमानोंने यही कीर्तन किया है॥ ३०॥ जिसका वचन असत्य होता है उसकी अग्निहोत्र अध्ययन और दानादि सम्पूर्ण क्रिया विफल होजाती है ॥ ३१॥धर्मशास्त्रमें सत्य अत्यन्त प्रशंसनीय है और वह सत्यही पुण्यात्मा मनुष्योंको उद्धार करता है और असत्य पापिष्ठ मनुष्यको नरकमें डालता है इसमें सन्देह नहीं ॥ ३२ ॥ महीपति अश्वमेध यज्ञ और राजसूय यज्ञका अनुष्ठान करकेही स्वर्गको गये थे,किन्तु केवल एकवार मिथ्या बात कहनेसे स्वर्गसे च्युत हुए थे

सूतउवाच ॥ राजानंव्याकुलंदीनंचिंतयानमधोमुखम्॥प्रत्युवाचतदापत्नीबाष्पगद्गदयागिरा ॥२८॥ त्यजचिंतांमहाराजस्वधर्ममनुपालय ॥ प्रेतवद्वर्जनीयोहिनरःसत्यबहिष्कृतः ॥२९॥नातःपरतरंधर्मंवदंतिपुरुषस्यच ॥ यादृशंपुरुषव्याघ्रस्वसत्यस्याऽनुपालनम् ॥ ३० ॥ अग्निहोत्रमधीतंचदानाद्याःसकलाःक्रियाः ॥ भवंति तस्यवैफल्यंवाक्यंयस्याऽनृतंभवेत्॥३१॥सत्यमत्यंतमुदितंधर्मशास्त्रेषुधीमताम् ॥ तारणायाऽनृतंतद्वत्पतनायाऽकृतात्मनाम्॥३२॥शताश्वमेधानाहृत्यराजसूयंचपार्थिवः॥कृत्वाराजासकृत्स्वर्गादसत्यवचनाच्च्युतः॥३३॥ राजोवाच॥ वंशवृद्धिकरश्चाऽयंपुत्रस्तिष्ठतिबालकः ॥ उच्यतांवक्तुकामासियद्वाक्यंगजगामिनि ॥ ३४ ॥ पत्न्युवाच ॥ राजन्माभूदसत्यंतेपुंसांपुत्रफलाः स्त्रियः॥तन्मांप्रदायवित्तेनदेहिविप्रायदक्षिणाम् ॥३५॥व्यासउवाच ॥ एतद्वाक्यमुपश्रुत्यययौमोहंमहीपतिः ॥ प्रतिलभ्यचसंज्ञांवैविललापातिदुःखितः॥३६॥ महद्दुःखमिदंभद्रेयत्त्वमेवंब्रवीषिमे ॥ किंतवस्मितसंलापाममपापस्यविस्मृताः ॥ ३७ ॥

॥ ३३ ॥ राजाने कहा हे गजगामिनि ! तुम दक्षिणा देनेके लिये मुझको समझातीहो किन्तु मेरे पास कुछ नहीं है केवल भार्या और पुत्र शेष है उनमें पुत्र वंशको बढानेवाला है इसकारण उसका प्रदानकरना शास्त्रमें निषिद्ध है और भार्याकोभी नहीं बेचना चाहिये किन्तु इस समय तुम जो कहनेकी इच्छाकरतीहो वह कहो॥३४॥ महिषीने कहा हे राजन् ! पुत्रके लियेही पुरुष स्त्रीपरिग्रह करते है मेरे पुत्र होजानेसे आपका वह प्रयोजन सिद्ध होगया.अतएव धनग्रहणपूर्वक मुझको बेचकर ब्राह्मणको दक्षिणा दीजिये तो आपका वचन मिथ्या नहीं होगा ॥ ३५ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज!महीपति यह वचन सुनकर मोहको प्राप्त हुए फिर चैतन्य होअत्यन्त दुःखित अन्तःकरणसेविलाप करनेलगे॥ ३६॥हे भद्रे!तुमने जोमुझे ऐसे वचन कहेइनसे मुझको अत्यन्त दुःख उपस्थित हुआ हैमै क्याऐसापापिष्ठ

हूं कि तुम्हारे वह हास्ययुक्त सम्पूर्ण वचन एकवारही भूलगया ? ॥ ३७ ॥ हे शुचिस्मिते । ऐसे वचन कहना तुमको उचित नहीं है. हे सुन्दरी । यह न कहने योग्य वचन तुमने मुझसे किसप्रकार कहे ॥ ३८ ॥ यह कहकर वह नृपश्रेष्ठ स्त्रीके बेचनेकी बातसे अधीर और मूर्च्छासे अत्यन्त अभिभूत हो पृथ्वीपर गिरपडे ॥ ॥ ३९ ॥ जब महीपति मूर्च्छासे पृथ्वीपर गिरपडे तब राजपत्नीने उनको देख अत्यन्त दुःखित हो अतिकरुणावचनद्वारा उनसे कहा ॥ ४० ॥ हे महाराज ! किसका बुरा विचारनेकी इच्छासे आपको यह दुर्घटना उपस्थित हुई. हाय ! आस्तरणमण्डित गृहमे शयन करना जिनको उचित है वह आज नीचके समान भूशय्यापर शयन कररहेहै ॥ ४१ ॥ पूर्वमें जो पृथ्वीनाथ ब्राह्मणोंको करोड करोड मुद्रा दान करते थे आज मेरे पति वह भूपति पृथ्वीमे गिरपडे है ॥ ४२ ॥ हाय ! क्या कष्ट है ! हा दैव ! इन महीपालने तुम्हारा क्या किया है जो इन्द्र और उपेन्द्रके समान राजाको इस दुरवस्थामें डाला है ॥ ४३ ॥ वह सुश्रोणी

हाहात्वयाकथंयोग्यंवक्तुमेतच्छुचिस्मिते ॥ दुर्वाच्यमेतद्वचनंकथंवदसिभामिनि ॥ ३८ ॥ इत्युक्त्वानृपतिःश्रेष्ठोनधीरोदारविक्रये ॥ निपपातमहीपृष्ठेमूर्च्छयाऽतिपरिप्लुतः ॥ ३९ ॥ शयानंभुवितंदृष्ट्वामूर्च्छयाऽपिमहीपतिम् ॥ उवाचेदंसुकरुणराजपुत्रीसुदुःखिता ॥ ४० ॥ हामहाराजकस्येदमपध्यानादुपागतम् ॥ यस्त्वंनिपतितोभूमौरंकवच्छरणोचितः ॥ ४१ ॥ येनैवकोटिशोवित्तंविप्राणामपवर्जितम् ॥ सएवपृथिवीनाथोभुविस्वपितिमेपतिः ॥ ४२ ॥ हाकष्टंकिंतवानेनकृतंदैवमहीक्षिता ॥ यदिंद्रोपेंद्रतुल्योऽयंनीतःपापामिमांदशाम् ॥ ४३ ॥ इत्युक्त्वासाऽपिसुश्रोणीमूर्च्छितानिपपातह ॥ भर्तुर्दुःखमहाभारेणाऽसह्येनाऽतिपीडिता ॥ ४४ ॥ शिशुर्दृष्ट्वाक्षुधाविष्टःप्राहवाक्यंसुदुःखितः ॥ ताततातप्रदेह्यन्नंमातर्मेदेहिभोजनम् ॥ ४५ ॥ क्षुन्मेबलवतीजाताजिह्वाग्रंमेतिशुष्यति ॥ इतिश्रीदे०म०स०हरिश्चंद्रोपाख्यानेविंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ एतस्मिन्नंतरेप्राप्तोविश्वामित्रोमहातपाः ॥ अंतकेनसमःक्रुद्धोधनंस्वंयाचितुंहृदा ॥ १ ॥

राजपत्नी यह बात कहकर अत्यन्त असह्य स्वामीके दुःखभारसे अतिसन्तप्त और मूर्च्छित हो पृथ्वीपर गिरपडी ॥ ४४ ॥ तब शिशु राजपुत्र पिता और माताको मूर्च्छित हो पृथ्वीपर गिराहुआ देखकर अत्यन्त दुःखित और क्षुधातुर हो हे पितः ! हे पितः ! मुझको अत्यन्त भूंख लगी है मुझको अन्न दीजिये ॥ ४५ ॥ हे मातः ! मेरी जिह्वा अत्यन्त सूखीजाती है मुझको भोजनकी सामग्री प्रदान करो यह कहकर वारंवार रोदन करनेलगा ॥ ४६ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! इसी अवसरमें अत्यन्त तपःप्रभावयुक्त विश्वामित्र अपना धन माँगनेके लिये अन्तकके समान कुपित हो वहां आनकर उपस्थित हुए ॥ १ ॥

राजा हरिश्चन्द्र उनको देखकर मूर्च्छित हो पृथ्वीपर गिरपडे तब विश्वामित्रने उनके अंगमें जल सिंचन करते करते कहा॥ २॥हे राजेन्द्र! जो मनुष्य ऋण जालमें बँधा है उसको दिन दिन कष्ट बढता है अतएव आप उठकर अपनी अंगीकार कीहुई दक्षिणा दीजिये॥ ३॥यद्यपि राजा तुषारशीतलजलसिंचनसे चैतन्यताको प्राप्त हुए किन्तु विश्वामित्रको देखतेही॥४॥फिर मोहको प्राप्त हुए द्विजवर विश्वामित्र यह देखकर राजाको समझाय कोपके वशीभूत होकहनेलगे ॥ ५॥ मुनिवर बोले हे महाराज!यदि आप धैर्यके रक्षा करनेकी इच्छा करते है तो मुझको दक्षिणा दीजिये देखो सत्यके बलसेही सूर्य प्रकाशप्रदान करते हैं सत्यहीसे पृथ्वी स्थितहै॥ ६॥ अधिक क्या स्वर्ग भी सत्यमेंही प्रतिष्ठित रहता है. अतएव सत्यकोही परमधर्ममें विराजमान जानना चाहिये. सहस्र अश्वमेध यज्ञका फल और सत्य यदि तराजूमें

तमालोक्यहरिश्चंद्रःपपातभुविमूर्च्छितः ॥ सवारिणातमभ्युक्ष्यराजानमिदमब्रवीत् ॥ २ ॥ उत्तिष्ठोत्तिष्ठराजेंद्रस्वांददस्वेप्टदक्षिणाम् ॥ ऋणं धारयतांदुःखमहन्यहनिवर्धते ॥ ३ ॥ आप्यायमानःसतदाहिमशीतेनवारिणा ॥ अवाप्यचेतनांराजाविश्वामित्रमवेक्ष्यच ॥ ४ ॥ पुन र्मोहंसमापेदेह्यथक्रोधंययौमुनिः ॥ समाश्वास्यचराजानंवाक्यमाहद्विजोत्तमः ॥ ५ ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ दीयतांदक्षिणासामेयदिधैर्यमवेक्षसे ॥ सत्येनाऽर्कःप्रतपतिसत्येतिष्ठतिमेदिनी ॥ ६ ॥ सत्येचोक्तःपरोधर्मःस्वर्गःसत्येप्रतिष्ठितः ॥ अश्वमेधसहस्रंतुसत्यंचतुलयाधृतम् ॥ ७ ॥ अश्वमेधसहस्राद्धिसत्यमेकंविशिष्यते ॥अथवाकिंममैतेनप्रोक्तेनाऽस्तिप्रयोजनम् ॥ ८ ॥ मदीयांदक्षिणांराजन्नदास्यतिभवान्यदि ॥ अस्ताचलगतेह्यर्केशप्स्यामित्वामतोध्रुवम् ॥ ९ ॥ इत्युक्त्वासययौविप्रोराजाचासीद्भयातुरः ॥ दुःखीभूतोऽवनेनिःस्वोनृशंसमुनिनार्दितः ॥ १० ॥ सूतउवाच ॥ एतस्मिन्नंतरेतत्रब्राह्मणोवेदपारगः ॥ ब्राह्मणैर्बहुभिःसार्धंनिर्ययौस्वगृहाद्बहिः ॥ ११ ॥ ततोराज्ञीतुतंदृष्ट्वाआयांतंतापसंस्थितम् ॥ उवाचवाक्यंराजानंधर्मार्थसहितंतदा ॥ १२ ॥

रक्खा जाय ॥७॥तो सहस्र अश्वमेध यज्ञकी अपेक्षा केवल सत्यहीका गुरुत्व अधिक होता है अथवा ऐसा कहनेका मेरा कुछ प्रयोजन नहीं है ॥८॥हे राजन्! यदि आप मुझको दक्षिणा न देगे तो सूर्यास्त होनेपरही मैं तुमको शापदूंगा इसमें सन्देह नहीं॥ ९॥विश्वामित्र यह बात कहकर चलेगये और राजाभी अत्यन्तभयातुर हुए यद्यपि वह धनहीन नरपति विश्वामित्रके नृशंस वचनोंसे पीडित हुए किन्तु दक्षिणा देकरकिसप्रकार सत्यकी रक्षा करें उसकीचिन्तासे कातर हुए॥ १०॥सूतजीने कहा हे ऋषिगण!इसी समय कोई वेदपारग ब्राह्मणोंके सहित अपने गृहसे उस स्थानमें आया ॥ ११ ॥ तब रानी उस समागत तपस्वीको समीप देखकर राजासे

धर्म और अर्थ संगत वचन कहनेलगी ॥ १२ ॥ हे स्वामिन् ! ब्राह्मण अपर तीन वर्णोंके पिता कहेगये हैं. अतएव पिताका द्रव्य पुत्र अवश्य ग्रहण करसक्ता है इसमें सन्देह नहीं॥ १३ ॥इसलिये मेरा अभिप्राय यह है कि, आप इस ब्राह्मणसे धन माँगिये राजाने कहा हे सुमध्यमे! मैं क्षत्रिय हूं इससे प्रतिग्रह न करूंगा ॥ १४ ॥ हे कृशोदरि ! माँगना ब्राह्मणोंके पक्षमें विहित है क्षत्रियोंके पक्षमें वह निषिद्ध है ब्राह्मण सम्पूर्ण वर्णोंके गुरु हैं सुतरां सर्वदाही पूजनीय हैं॥ १५ ॥अतएव गुरुसे माँगना नहीं चाहिये. विशेषकर क्षत्रियोंके पक्षमें वह अत्यन्त निषिद्ध है यद्यपि यजन अध्ययन, दान॥ १६ ॥प्रजापालन और शरणागतकी रक्षा करनाही क्षत्रियोंका परम धर्म है किन्तु "दो दो" यह दीन वचन क्षत्रियोंके पक्षमे कभी उचित नहीं है ॥ १७ ॥ हे देवि ! मेरे हृदयमें "देताहूं" यह वचन सदा विद्यमान रहता है अतएव

त्रयाणामपिवर्णानांपिताब्राह्मणउच्यते ॥ पितृद्रव्यंहिपुत्रेणग्रहीतव्यंनसंशयः ॥१३ ॥ तस्मादयंप्रार्थनीयोधनार्थमितिमेमतिः॥ राजोवाच ॥ नाऽहंप्रतिग्रहंकांक्षेक्षत्रियोऽहंसुमध्यमे ॥ १४ ॥ याचनंखलुविप्राणांक्षत्रियाणांनविद्यते ॥ गुरुर्हिविप्रोवर्णानांपूजनीयोऽस्तिसर्वदा ॥ १५ ॥ तस्माद्गुरुर्नयाच्यःस्यात्क्षत्रियाणांविशेषतः ॥ यजनाध्ययनंदानंक्षत्रियस्यविधीयते ॥ १६ ॥ शरणागतानामभयंप्रजानांप्रतिपालनम् ॥ न चाऽप्येवंतुवक्तव्यंदेहीतिकृपणंवचः ॥ १७ ॥ ददामीत्येवमेदेविहृदयेनिहितंवचः ॥ अर्जितंकुत्रचिद्द्रव्यंब्राह्मणायददाम्यहम् ॥ १८ ॥ पत्न्युवाच ॥ कालःसमविषमकरःपरिभवसम्मानमानदःकालः ॥ कालःकरोतिपुरुषंदातारंयाचितारंच ॥ १९ ॥ विप्रेणविदुषाराजाक्रुद्धेनाऽतिबलीयसा ॥ राज्यान्निरस्तःसौख्याच्चपश्यकालस्यचेष्टितम् ॥ २० ॥ राजोवाच ॥ असिनातीक्ष्णधारेणवरंजिह्वाद्विधाकृता ॥ नतुमानंपरित्यज्यदेहिदेहीतिभाषितम् ॥ २१ ॥ क्षत्रियोऽहंमहाभागेनयाचेकिंचिदप्यहम् ॥ ददामिवाऽहंनित्यंहिभुजवीर्यार्जितंधनम् ॥ २२ ॥

मैं अन्य किसी स्थानसे धन उपार्जन करके ब्राह्मणको दूंगा ॥ १८ ॥ रानीने कहा हे महाराज ! काल किसीको समान अवस्थामें रखता है, अथवा किसीको विषम अवस्थामें पतित करता है कालही मान और अपमान देता है यह कालही फिर मनुष्योंको दाता और कभी याचक करदेता है ॥ १९ ॥ देखो अत्यन्त तपोबलयुक्त विश्वामित्र मुनिने सुपंडित होकर भी कुपित हो आपको राज्यच्युत और सुखभ्रष्ट कर परपीडाकरणस्वरूप धर्मबहिर्भूत कार्य किया है, इससेही आप कालका कार्य अवलोकन कीजिये ॥ २० ॥ राजाने कहा चाहै तीक्ष्ण धारवाली असिसे जिह्वाके दो खण्ड करडाले तथापि क्षत्रियाभिमान त्यागकर "दो दो" यह बात कभी नहीं कहसक्ता ॥ २१ ॥ हे महाभागे ! मैं क्षत्रिय हूं सुतरां किञ्चित्मात्रभी याचना नहीं करूंगा. वरन् अपने बाहुबलसे धन उपार्जन करके दूंगा यही बात मैं

सदा करूंगा ॥२२॥ रानीने कहा हे महाराज ! इन्द्रादि देवताओने न्यायके अनुसार मुझको आपके हाथमें समर्पण किया है सुतरां मैं आपकी धर्मपत्नी हूं विशेषकर शिक्षणीय और रक्षणीय हूं अतएव हे महाद्युते ! यदि मांगनेमें आपकी इच्छा न हो तो मुझको बेचकर गुरुका धन दीजिये ॥२३॥२४॥ महीपति हरिश्चन्द्र इन वचनोंके सुननेसे अत्यन्त दुःखित हो हा कष्ट ! हा कष्ट ! ऐसा कहकर विलाप करने लगे॥२५॥उनकी भार्याने फिर कहा हे राजन् ! इसके उपरान्त विप्रकी शापरूपी अग्निमे दग्ध होकर नीचत्वको प्राप्त होगे अतएव इस समय मेरा वचन प्रतिपालन करो ॥ २६ ॥ आप द्यूतक्रीडामें मुग्ध अथवा मदसे मत्त वा भोगोंकी इच्छासे ज्ञानशून्य होकर अथवा राज्यकी विपदके कारण मुझको नहीं बेचते हो मुझको बेचकर गुरुको धन देते हो इसमें कुछ दोष वा पाप नहीं होसक्ता अतएव

पत्न्युवाच ॥ यदितेहिमहाराजयाचितुंनक्षमंमनः॥अहंतुन्यायतोदत्तादेवैरपिसवासवैः॥२३॥अहंशास्याचपत्याचरक्ष्याचैवमहाद्युते ॥ मन्मौल्यंसंगृहीत्वाथगुर्वर्थंसंप्रदीयताम् ॥ २४ ॥ एतद्वाक्यमुपश्रुत्यहरिश्चंद्रोमहीपतिः॥ कष्टंकष्टमितिप्रोच्यविललापाऽतिदुःखितः ॥२५॥ भार्याचभूयःप्राहेदंक्रियतांवचनंमम ॥ विप्रशापाग्निदग्धत्वान्नीचत्वमुपयास्यसि ॥२६॥ नद्यूतहेतोर्नचमद्यहेतोर्नराज्यहेतोर्नचभोगहेतोः ॥ ददस्व गुर्वर्थमतोमयात्वंसत्यव्रतत्वंसफलंकुरुष्व ॥२७॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेहरिश्चंद्रोपाख्यानेएकविंशोऽध्यायः ॥२१॥ व्यास उवाच ॥ सतयानोद्यमानस्तुराजापत्न्यापुनःपुनः॥ प्राहभद्रेकरोम्येषविक्रयंतेसुनिर्घृणः ॥१॥ नृशंसैरपियत्कर्तुनशक्यंतत्करोम्यहम् ॥ यदि तेभ्राजतेवाणीवक्तुमीदृक्सुनिष्ठुरम् ॥ २ ॥ एवमुक्त्वाततोराजागत्वानगरमातुरः ॥ अवतार्यतदारंगेतांभार्यांनृपसत्तमः॥३॥ वाष्पगद्गदकंठस्तु ततोवचनमब्रवीत् ॥ भोभोनागरिकाःसर्वेशृणुध्वंवचनंमम ॥ ४ ॥

आप मुझको बेचकर अपने सत्यव्रतकी सफलता सम्पादन कीजिये ॥२७॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायामेकविंशोऽध्यायः ॥ २१॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! राजपत्नी माधवीके राजा हरिश्चन्द्रको वारंवार अनुरोध करनेपर उन्होंने कहा हे भद्रे ! इस अवस्थामें निर्दय होकर तुमको बेचूंगा॥ १ ॥ तुम्हीं ऐसे अति निष्ठुर वचन मुक्तकण्ठसे उच्चारण करनेमें कुण्ठित नहीं होती तो नृशंसभी जिसके करनेमें समर्थ नहीं होसक्के मै वही कर्म करूंगा ॥ २ ॥ यह बात कहतेही राजा अत्यन्त कातर हो पत्नीके सहित नगरमे गये इसके उपरान्त राजा हरिश्चन्द्र उस भार्याको राजमार्गमे खडीकर ॥ ३ ॥ वाष्पगद्गद कण्ठसे

कहने लगे हे नगरनिवासियो ! तुम सम्पूर्ण हमारा वचन सुनो ॥ ४ ॥ किसीको क्या दासीका प्रयोजन है ? यह रमणी मेरे प्राणोंके अपेक्षा भी प्रिय है इसका मूल्य मैं जो कहता हूं इसके देनेको जिसकी सामर्थ्य हो तो वह उसको शीघ्र कहे ॥ ५ ॥ तब पंडितोंने कहा तुम कौन हो किसकारण अपनी स्त्रीको बेचनेके लिये इस स्थानमे आए हो राजाने कहा आप क्या हमारा परिचय पूंछते है ? तो सुनिये मैं नृशंस और मनुष्य कहनेके योग्य नहीं हूं ॥ ६ ॥ अथवा मैं राक्षस हूं अधिक क्या इसकी अपेक्षा भी कठिन हूं क्योकि मै ऐसे पापकार्यके करनेमें प्रवृत्त हूं व्यासजीने कहा हे महाराज ! विप्ररूपधारी कौशिक यह शब्द सुनतेही सहसा ॥ ७ ॥ वृद्धरूप धारणकर हरिश्चन्द्रसे कहनेलगे मै अतुल ऐश्वर्यका अधिपति हूं सुतरां तुम्हारी इच्छानुसार धनदेनेमे समर्थ हूं अतएव मैं धनसे

कस्यचिद्यदिकार्यंस्यादास्याप्राणेष्टयामम ॥ सब्रवीतुत्वरायुक्तोयावत्स्वंधारयाम्यम् ॥ ५ ॥ तेब्रुवन्पंडिताःकस्त्वंपत्नींविक्रेतुमागतः ॥ राजोवाच ॥ किंमांपृच्छथकस्त्वंभोनृशंसोऽहममानुषः ॥ ६ ॥ राक्षसोवाऽस्मिकठिनस्ततःपापंकरोम्यहम् ॥ व्यासउवाच ॥ तंशब्दंसहसाश्रुत्वाकौशिकोविप्ररूपधृक् ॥ ७ ॥ वृद्धरूपंसमास्थायहरिश्चंद्रमभाषत ॥ समर्पयस्वमेदासींमहंक्रेताधनप्रदः ॥८॥ अस्तिमेवित्तमतुलंसुकुमारीचमेप्रिया ॥ गृहकर्मनशक्नोतिकर्तुमस्मात्प्रयच्छमे ॥ ९ ॥ अहंगृह्णामिदासींतुकतिदास्यामितेधनम् ॥ एवमुक्तेतुविप्रेणहरिश्चंद्रस्यभूपतेः ॥ ॥ १० ॥ विदीर्णंतुमनोदुःखान्नचैनंकिंचिदब्रवीत् ॥ विप्रउवाच ॥ कर्मणश्चवयोरूपशीलानांतवयोषितः ॥११ ॥ अनुरूपमिदंवित्तंगृहाणाऽर्पयमेऽबलाम् ॥ धर्मशास्त्रेषुयद्दृष्टंस्त्रियोमौल्यंनरस्यच ॥ १२ ॥ द्वात्रिंशल्लक्षणोपेतादक्षाशीलगुणान्विता ॥ कोटिमौल्यंसुवर्णस्यस्त्रियःपुंसस्तथार्बुदम् ॥ १३ ॥

दासीको मोल लेनेके लिये प्रस्तुत हूं तुम मुझको दासी दो मरी भार्या अत्यन्त सुकुमारी है वह घरका कार्य नहीं करसक्ती अतएव मुझको यह दासी दो ॥ ८॥ ॥ ९ ॥ किन्तु तुमको कितना मूल्य देना होगा सो कहो विप्रके यह बात कहनेपर राजा हरिश्चन्द्रका ॥ १० ॥ हृदय दुःखसे विदीर्ण होगया इससे वह उससे कुछ न कहसके विप्रने कहा तुम अपनी भार्याकी वयस रूप गुण और कर्मके ॥ ११ ॥ अनुसार धन ग्रहणकर इस अबलाको मेरे करमें समर्पण करो स्त्री और पुरुषके मूल्यका विषय शास्त्रमे जिसप्रकार देखा है ॥१२॥वह सुनो जो स्त्री कार्यमे निपुण सत्यस्वभाव गुणयुक्त और बत्तीस शुभलक्षणोसे भूषितहै उसका मूल्य

करोड स्वर्णमुद्रा है और पुरुष ऐसा गुणयुक्त होनेसे उसका मूल्य अर्बुद ( अरब ) स्वर्णमुद्रा है ॥ १३ ॥ उस ब्राह्मणके ऐसे वचन सुनकर महीपति हरिश्चन्द्र
अत्यन्त दुःखित हुए और उससे कुछ न कहसके ॥ १४ ॥ इसके उपरान्त वह ब्राह्मण नरपति हरिश्चन्द्रके सन्मुख वल्कलके ऊपर धन रखकर रानीके केशपाश
ग्रहणपूर्वक खेचने लगा ॥ १५ ॥ रानीने कहा हे आर्य ! मै एकवार पुत्रका मुखकमल देख लूं इससे मुझको एकवार छोडदीजिये. हे विप्र ! आप विचारकर
देखिये कि, फिर इसका दर्शन मुझको दुर्लभ होगा ॥ १६ ॥ हे पुत्र ! देखो तुम्हारी माता इस समय दासी भावको प्राप्त हुई है अतएव हे राजपुत्र ! तुम अब मुझको
स्पर्श मत करो अब मैं तुम्हारे स्पर्शके योग्य नहीं हूं ॥ १७ ॥ तव माताको बालक सहसा आकर्षणकरता हुआ देखकर मा ! मा ! ऐसा कहकर अश्रुपूर्ण नेत्रोंसे
उसके पीछे दौडा ॥ १८ ॥ वह काकपक्षधारी बालक पद पदपर गिरने लगा तो भी दोनों हाथोंसे माताके वस्त्र खैंचकर उसके संग संग जाने लगा. तब

इत्याकर्ण्यवचस्तस्यहरिश्चंद्रोमहीपतिः ॥ दुःखेनमहताविष्टोनचैनंकिंचिदब्रवीत् ॥ १४ ॥ ततःसविप्रोनृपतेःपुरतोवल्कलोपरि ॥ धनंनिधाय
केशेषुधृत्वाराज्ञीमकर्षयत् ॥ १५ ॥ राज्ञ्युवाच ॥ मुंचमुचाऽऽर्यमांसद्योयावत्पश्याम्यहंसुतम् ॥ दुर्लभंदर्शनंविप्रपुनरस्यभविष्यति ॥ १६ ॥
पश्येहपुत्रमामेवंमातरंदास्यतांगताम् ॥ मांमास्प्राक्षीराजपुत्रनस्पृश्याऽहंत्वयाऽधुना ॥ १७ ॥ ततःसबालःसहसादृष्ट्वाकृष्टांतुमातरम् ॥
समभ्यधावदंबेतिवदन्साश्रुविलोचनः ॥ १८ ॥ हस्तेवस्त्रंसमाकर्षन्काकपक्षधरःस्खलन् ॥ तमागतंद्विजःक्रोधाद्बालमभ्याहनत्तदा ॥ १९ ॥
वदंस्तथापिसोंबेतिनैवमुंचतिमातरम् ॥ राज्ञ्युवाच ॥ प्रसादंकुरुमेनाथक्रीणीष्वेमंहिबालकम् ॥ २० ॥ क्रीताऽपिनाऽहंभविताविनैनंकार्य
साधिका ॥ इत्थंममाऽल्पभाग्यायाःप्रसादंकुरुमेप्रभो ॥ २१ ॥ ब्राह्मणउवाच ॥ गृह्यतांवित्तमेतत्तेदीयतांममवालकः ॥ स्त्रीपुंसोर्धर्मशास्त्रज्ञैः
कृतमेवहिवेतनम् ॥ २२ ॥ शतंसहस्रंलक्षंचकोटिमौल्यंतथापरैः ॥ द्वात्रिंशल्लक्षणोपेतादक्षाशीलगुणान्विता ॥ २३ ॥

वह ब्राह्मण बालकका इसप्रकार कार्य देखकर क्रोधसे अधीर हो उसको प्रहार करने लगा ॥ १९ ॥ तथापि बालक मा ! मा! कहकर रोदन करने लगा किसीप्रकार
माताको न छोडा.रानीने कहा हे प्रभो ! आप मेरेप्रति कृपाप्रकाश करके इस बालकको क्रय कीजिये ॥ २० ॥ यद्यपि आपने मुझको क्रय किया है किन्तु इस
बालकके विना मैं आपका कार्य करनेमें समर्थ नहीं हूंगी. मेरा भाग्य अत्यन्त मन्द है इससेही यह दुर्दशा उपस्थित हुई है अतएव हे प्रभो ! आप मेरे प्रति
इस प्रकार अनुग्रह प्रकाश कीजिये ॥ २१ ॥ ब्राह्मणने कहा यह मुद्रा लेकर मुझको बालक प्रदान करो क्योंकि धर्मशास्त्रकुशल पंडितोंने स्त्री और पुरुषका जिस
प्रकार मूल्य स्थिर किया है ॥ २२ ॥ अन्यान्य पंडितोंने भी गुणोके तारतम्यअनुसार शत सहस्र लक्ष और करोड इत्यादि मूलका भी प्रभेद किया है किन्तु जो

स्त्री कार्यमे निपुण सुशील और गुणयुक्त एवं जिसके सम्पूर्ण शरीरमें बत्तीस शुभ लक्षण विराजमान हो ॥२३॥ उस ललनाका मूल्य करोड स्वर्णमुद्रा है और जिस पुरुषके यह सम्पूर्ण शुभलक्षण और गुण विद्यमान हैं उसका मूल्य अर्बुद ( अरब ) स्वर्ण मुद्रा है सूतजीने कहा हे राजन् ! बालकका जो मूल्य स्थिर हुआ ब्राह्मणने वह स्वर्णमुद्रा पहलेके समान राजाके सन्मुख स्थितवल्कलपर पुनर्वार रखदी॥ २४ ॥और बालकको ले उसके सहित एकत्र बांध लिया तब वह ब्राह्मण आनन्दित हो उनको संग ले शीघ्र घरको गया ॥ २५ ॥ जानेके समय रानीने प्रदक्षिणाकर जानु टेककर राजाको प्रणाम किया और उसी अवस्थामें उठ कर नेत्रोंके आंसुओमें डूब दीनभाव होकर राजासे बोली ॥ २६ ॥ यदि जो मैंने कभी दानकिया है, यदि कभी अग्निमें आहुतिप्रदान की है, यदि कभी ब्राह्मणको

कोटिमौल्यंस्त्रियःप्रोक्तंपुरुषस्यतथाऽर्बुदम् ॥ सूतउवाच॥ तथैवतस्यतद्वित्तंपुरःक्षिप्तंपटेपुनः ॥ २४ ॥ प्रगृह्यबालकंमात्रासहैकस्थमबंधयत् ॥ प्रतस्थेसगृहंक्षिप्रंतयासहमुदान्वितः ॥२५ ॥ प्रदक्षिणांतुसाकृत्वाजानुभ्यांप्रणतास्थिता ॥ बाष्पपर्याकुलादीनात्विदंवचनमब्रवीत् ॥ २६ ॥ यदिदत्तंयदिहुतंब्राह्मणास्तर्पितायदि ॥ तेनपुण्येनमेभर्ताहरिश्चंद्रोऽस्तुवैपुनः ॥ २७ ॥ पादयोःपतितांदृष्ट्वाप्राणेभ्योऽपिगरीयसीम् ॥ हाहेतिचवदन्राजाविललापाऽकुलेंद्रियः ॥ २८ ॥ वियुक्तेयंकथंजातासत्यशीलगुणान्विता ॥ वृक्षच्छायाऽपिवृक्षंतंनजहातिकदाचन ॥ २९ ॥ एवंभार्यावदित्वाऽथसुसंबद्धंपरस्परम् ॥ पुत्रंचतमुवाचेदंमांत्वंहित्वाक्वयास्यसि ॥३०॥ कांदिशंप्रतियास्यामिकोमेदुःखंनिवारयेत् ॥ राजत्यागेनमेदुःखंवनवासेनमेद्विज ॥ ३१ ॥

सन्तुष्ट किया है तो उसी पुण्यके बलसे राजा हरिश्चंद्र पुनर्वार मेरे भर्ता हों॥ २७॥अपने प्राणोकी अपेक्षा प्यारी भार्याको पैरोंमें पडी हुई देखकर राजा व्याकुल हो हाय ! हाय ! इसप्रकार कहकर विलाप करनेलगे ॥२८॥ वृक्षकी छाया कभी उस वृक्षको नहीं छोडती परन्तु तुम यथार्थ ही सुशील और गुणयुक्त होकरभी क्यो मुझसे अलग हुई ॥ २९ ॥ भार्याके साथ इसप्रकारसे परस्पर सुसम्बन्द्ध बातचीत कर पुत्रसे कहा हे वत्स! तुम मुझको छोडकर कहां जावोगे ? ॥ ३० ॥ मैं इससमय कहांजाऊं अथवा कौन मेरा दुःख दूर करैगा फिर राजाने उस ब्राह्मणसे कहा कि, हे द्विजवर ! पुत्रके वियोगसे मुझे जिसप्रकारका दुःख उपस्थित

१ स्त्रियोंके ३२ लक्षण विराटपर्वमें और पुरुषके ३२ लक्षण काशीखण्डमें लिखे है.

हुआ है राज्यत्याग अथवा वनवासमें मुझे ऐसा दुःख उपस्थित नहीं हुआ इस लोकमें स्वामि साधुस्वभाव होनेसेही भार्याका सर्वदा सुखसे भरण पोषण करता है ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ किन्तु हे कल्याणि ! मैं तुम्हारे प्रति ऐसा कुपित हूं कि, तुमको छोडकर दुःखसागरमें डालदिया, मैं इक्ष्वाकुवंशमें उत्पन्नहोकर समस्त राज्यसुखका आस्पद हुआ था॥ ३३॥परन्तु हाय ! तुम ऐसे पतिको प्राप्तकरके भी इससमय दासीभावको प्राप्तहुई हे देवि ! मैं ऐसे विशाल शोकसागरमें निमग्न हुआ हूं कि, ॥ ३४॥अनेक प्रकारसे पुराणोंके आख्यान कहकर कौन मुझको छुडावेगा. सूतजीने कहा हे राजन् ! वह ब्राह्मण उन राजाके सन्मुखही देवीको दारुण कशाघात ॥ ३५॥ करते करते ले जानेलगा, वह भूपाल भार्या और पुत्रको ऐसी अवस्थामें ले जाताहुआ देखकर ॥ ३६॥ दुःखसे अत्यन्त कातर हुए और वारंवार लंबे श्वास लेतेहुए विलाप करते करते कहने लगे हाय ! पहले जिसको चंद्र, सूर्य, वायु अथवा अन्य किसीने नहीं देखा॥ ३७॥मेरी वही प्रियतमा आज दीनभावको

यत्पुत्रेणवियोगोमेएवमाहसभूपतिः ॥ सद्भर्तृभोग्याहिसदालोकेभार्याभवंतिहि ॥ ३२ ॥ मयात्यक्ताऽसिकल्याणिदुःखेनाविनियोजिता ॥ इक्ष्वाकुवंशसंभूतंसर्वराज्यसुखोचितम् ॥ ३३ ॥ मामीदृशंपतिंप्राप्यदासीभावंगताह्यसि ॥ ईदृशेमज्जमानंमांसुमहच्छोकसागरे ॥ ३४ ॥ कोमासुद्धरतेदेविपौराणाख्यानविस्तरैः ॥ सूतउवाच ॥ पश्यतस्तस्यराजर्षेःकशाघातैःसुदारुणैः ॥ ३५ ॥ घातयित्वातुविप्रेशोनेतुंसमुपचक्रमे ॥ नीयमानौतुतौदृष्ट्वाभार्यापुत्रौसपार्थिवः ॥ ३६ ॥ विललापाऽतिदुःखार्तोनिश्वस्योष्णंपुनःपुनः ॥ यांनवायुर्नवाऽऽदित्योनचन्द्रोनपृथग्जनाः ॥ ३७ ॥ दृष्टवंतःपुरापत्नींसेयंदासीत्वमागता ॥ सूर्यवंशप्रसूतोऽयंसुकुमारकरांगुलिः ॥ ३८ ॥ संप्राप्तोविक्रयंबालोधिङ्मामस्तुसुदुर्मतिम् ॥ हाप्रियेहाशिशोवत्समममाऽनार्यस्यदुर्नयः ॥ ३९ ॥ दैवाधीनदशांप्राप्तोनमृतोऽस्मितथापिधिक् ॥ व्यासउवाच॥ एवंविलपतोराज्ञोऽग्रेविप्रोंतरधीयत ॥ ४० ॥ वृक्षगेहादिभिस्तुंगैस्तावादायत्वरान्वितः ॥ अत्रांतरेमुनिश्रेष्ठस्त्वाजगाममहातपाः ॥ ४१ ॥ सशिष्यःकौशिकेंद्रोऽसौनिष्ठुरःक्रूरदर्शनः ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ यात्वयोक्तापुराराजन्राजसूयस्यदक्षिणा ॥४२ ॥ तांददस्वमहाबाहोयदिसत्यंपुरस्कृतम् ॥ हरिश्चंद्रउवाच ॥ नमस्करोमिराजर्षेगृहाणेमांस्वदक्षिणाम् ॥ ४३ ॥

प्राप्त हुई. हाय ! बालकके हाथकी उँगली सभी कैसी सुकुमार हैं हाय ! वह कुमार सूर्यवंशमें जन्म ग्रहण कर ॥ ३८ ॥ बेचागया ! अहो मेरी दुर्मतिको धिक्कार है हा प्रिये ! हा बालक रोहिताश्व! इस अनार्यकी दुर्नीतिसे तुम्हारी यह दुर्गति हुई ॥ ३९ ॥ मैं दैवकी विडम्बनासे इस दुर्दशाको प्राप्त हुआ परन्तु तौ भी मेरी मृत्यु नहीं हुई ? मुझको धिक्कार है. व्यासजीने कहा हे महाराज ! राजा इस प्रकार विलाप करनेलगे इसी समय वह ब्राह्मण ॥ ४० ॥ उनको लेकर अत्यन्त ऊंचे वृक्ष और अट्टालिका ( अटारी ) के द्वारा राजाकी दृष्टिमे अन्तर्धान होगया, इसी समय मुनिवर महातपा कौशिकश्रेष्ठ आये॥ ४१ ॥अपने शिष्योंको साथले अत्यन्त शीघ्र निष्ठुर क्रूर दर्शन ऋषि वहां आये विश्वामित्रने कहा हे महाबाहो! जो आपने पहले राजसूयकी दक्षिणा कही है ॥ ४२ ॥ यदि सत्यका सन्मान करना

आपका कर्त्तव्य है तो हे राजन् ! आप इस समय वह मुझको दीजिये. हरिश्चन्द्रने कहा कि, हे राजर्षे! मैं आपको प्रणाम करताहूं हे अनघ! ॥ ४३ ॥ पहले राजसूय यज्ञकी जो दक्षिणा देनेको स्वीकार किया था आप वही दक्षिणा लीजिये। विश्वामित्रने कहा हे राजेन्द्र! आप दक्षिणाके लिये जो स्वर्णमुद्रा देते हैं वह कहांसे संग्रह की ? ॥ ४४ ॥ यह अर्थ जिसप्रकार उपार्जन किया है वह मुझसे कहो ? राजाने कहा हे महाभाग ! हे अनघ ! इसके कहनेसे क्या है ॥ ४५ ॥ हे विप्र ! इसके कथनसे मेरा शोक बढता है विश्वामित्रने कहा हे राजन्! अन्यायपूर्वक उपार्जित धन मैं ग्रहण नहीं करूंगा यदि यह धन न्यायके अनुसार उपार्जित हुआ है तो वह मुझको प्रदान कीजिये॥ ४६ ॥किन्तु पहले धनके आनेका विषय मुझसे भलीभाँति कहिये इसके उपरान्त वह मुझको दो, हरिश्चन्द्रने कहा हे विप्र! अपनी भार्या देवी

राजसूयस्ययागस्ययामयोक्तापुराऽनघ॥ विश्वामित्रउवाच॥ कुतोलब्धमिदंद्रव्यंदक्षिणार्थेप्रदीयते ॥ ४४ ॥ एतदाचक्ष्वराजेंद्रयथाद्रव्यंत्वयार्जितम् ॥ राजोवाच ॥ किमनेनमहाभागकथितेनतवाऽनघ ॥ ४५ ॥ शोकस्तुवर्धतेविप्रश्रुतेनानेनसुव्रत ॥ ऋषिरुवाच ॥ अशस्तंनैवगृह्णामिशस्तमेवप्रयच्छमे ॥४६॥ द्रव्यस्याऽऽगमनंराजन्कथयस्वयथातथम्॥ राजोवाच॥ मयादेवीतुसाभार्याविक्रीताकोटिसम्मितैः ॥ ४७ ॥ निष्कैःपुत्रोरोहिताख्योविक्रीतोर्बुदसंख्यया ॥ विप्रैकादशकोटचस्त्वंसुवर्णस्यगृहाणमे ॥ ४८ ॥ सूतउवाच ॥ तद्वित्तंस्वल्पमालक्ष्यदारविक्रयसंभवम् ॥ शोकाभिभूतंराजानंकुपितःकौशिकोऽब्रवीत् ॥ ४९ ॥ ऋषिरुवाच ॥ राजसूयस्ययज्ञस्यनैषाभवतिदक्षिणा ॥ अन्यदुत्पादयक्षिप्रंसंपूर्णायेनसाभवेत् ॥ ५० ॥ क्षत्रबंधोममेमांत्वंसदृशीयदिदक्षिणाम् ॥ मन्यसेतर्हितत्क्षिप्रंपश्यत्वंमेपरंबलम् ॥ ५१ ॥ तपसोऽस्यसुतप्तस्यब्राह्मणस्याऽमलस्यच ॥ मत्प्रभावस्यचोग्रस्यशुद्धस्याऽध्ययनस्यच ॥ ५२ ॥ राजोवाच ॥ अन्यद्दास्याभिगवन्कालःकश्चित्प्रतीक्ष्यताम् ॥ अधुनैवाऽस्तिविक्रीतापत्नीपुत्रश्चबालकः ॥ ५३ ॥

माधवीको करोड स्वर्ण मुद्रामें बेचा है॥ ४७॥ और पुत्र रोहितको दशकरोड स्वर्णमुद्रामें बेचा है अतएव यह ग्यारहकरोड सुवर्णमुद्रा आप मुझसे लीजिये॥ ४८ ॥सूतजीने कहा भार्या और पुत्रको बेचकर जो धन संचित किया था वह धन अत्यन्त सामान्य था और राजाकोभी शोकसे अत्यन्त अभिभूत देखकर कौशिक रोषयुक्त हो कहने लगे॥ ४९ ॥हे राजन्! राजसूययज्ञकी दक्षिणा इतनी सामान्य नहीं होसक्ती अतएव जिससे वह दक्षिणा पूर्ण हो इसके उपयोगी अन्य धन संग्रह कीजिये॥५०॥हे क्षत्रियाधम! यदि इस दक्षिणाकोही मेरे समान जानते हो तो पहले मेरी भलीभाँति अनुष्ठित तपस्या अमल ब्रह्मण्य उग्र प्रभाव और शुद्ध अध्ययनका विपुल बल शीघ्र अवलोकन कीजिये इसके उपरान्त दक्षिणा देना॥ ५१ ॥ ५२ ॥हरिश्चन्द्रने कहा हे भगवन्! केवल इस पत्नी और बालकको बेचा हैं इस कारण आप कुछ कालतक

प्रतीक्षा कीजिये मै और भी धनसंग्रह करके आपको देता हूं ॥५३ ॥ विश्वामित्रने कहा हे नराधिप ! दिनका जो चौथा भाग शेष है मैं केवल इसकोही प्रतीक्षा करूंगा इसके उपरान्त फिर मुझको कुछ उत्तर न देसकोगे ॥५४॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां द्वाविंशोऽध्यायः ॥२२॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! इसके उपरान्त महर्षि विश्वामित्र अत्यन्त कुपित हो उस दीन धर्मनिष्ठ राजाका इस प्रकार निर्दय और निष्ठुर वचनोंसे तिरस्कार कर वह एकादश कोटि परिमित सुवर्ण लेकर चले गये॥१॥उन ऋषियोंके चलेजानेपर फिर राजा हरिश्चन्द्र शोकाकुल हो वारंवार लम्बे और उष्ण श्वास छोडते छोडते अधोमुख होकर ऊंचेस्वरसे कहने लगे॥२॥मैं अत्यन्त दुःख और क्लेशभोगसे प्रेतरूप हुआ हूं तथापि धनसे मुझको मोल लेनेपर जो उपकार करै वह शीघ्र सूर्यास्तसे पहले मेरा उचित मूल्य स्थिर करै॥३॥इसके उपरान्त धर्म निर्दय चांडालका रूप धारणकर हरिश्चन्द्रकी परीक्षा करनेके लिये शीघ्र उस स्थानमे आये उस अधम पुरुषका शरीर कृष्णवर्ण देखनेमें अत्यन्त भयानकउदर लम्बा दांतविशाल और मुखमंडल श्मश्रुपूर्ण हाथमें जर्जर बाँसका दंड गलेमें शवास्थिमाला विराजमान और वक्षस्थल अत्यन्त विकृतभावयुक्त था ॥ ४॥५॥चांडालने कहा मुझको भृत्यका अत्यन्त प्रयोजन है अतएव मैं तुमको दासत्वमे ग्रहण करूंगा तुम्हारा क्या मूल्य देना होगा वह अतिशीघ्र प्रकाश करके कहो॥६॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! अत्यन्त दयाहीन क्रूरलोचन अतिदुष्टस्वभाव उस चांडालके ऐसे वचन कहनेपर फिर राजा हरिश्चन्द्र उसकी ऐसी आकृति देखकर विस्मित हो कहनेलगे कि,तुम कौन हो॥७॥चांडालने कहा कि हे नृपवर! मै प्रवीरनामक विख्यात चांडाल हूं तुमको सर्वदा मेरीआज्ञामें रहकरमृतकमनुष्यका वस्त्र ग्रहण करना होगा॥८॥तब राजाने उसकेऐसे वचन सुनकर कहा ब्राह्मण अथवा क्षत्री मुझकोग्रहण करैंयहीमेरी

विश्वामित्रउवाच ॥चतुर्भागःस्थितोयोयंदिवसस्यनराधिप॥एषएवप्रतीक्ष्योमेवक्तव्यंनोत्तरंत्वया ॥५४॥ इतिश्रीदे०महा० स०द्वाविंशोऽध्यायः॥२२॥ व्यासउवाच ॥तमेवमुक्त्वाराजानंनिर्घृणंनिष्ठुरंवचः॥ तदादायधनंपूर्णंकुपितःकौशिकोययौ ॥१॥विश्वामित्रेगतेराजाततःशोकमुपागतः ॥ श्वासोच्छ्वासंमुहुःकृत्वाप्रोवाचोच्चैरधोमुखः॥२॥ वित्तक्रीतेनयस्यार्तिर्मयाप्रेतेनगच्छति॥सब्रवीतुत्वरायुक्तोयामेतिष्ठतिभास्करः ॥३॥ अथाजगामत्वरितोधर्मश्चांडालरूपधृक्॥दुर्गंधोविकृतोरस्कःश्मश्रुलोदंतुरोऽघृणी॥४॥कृष्णोलंबोदरःस्निग्धःकरालःपुरुषाधमः ॥ हस्तजर्जरयष्टिश्चशवमाल्यैरलंकृतः॥५॥ चांडालउवाच ॥ अहंगृह्णामिदासत्वेभृत्यार्थःसुमहान्मम ॥ क्षिप्रमाचक्ष्वमौल्यंकिमेतत्तेसंप्रदीयते॥६॥व्यासउवाच ॥ तंतादृशमथाऽऽलक्ष्यक्रूरदृष्टिंसुनिर्घृणम् ॥ वदंतमतिदुःशीलंकस्त्वमित्याहपार्थिवः॥७॥चांडालउवाच॥चांडालोऽहमिहख्यातःप्रवीरेति नृपोत्तम ॥ शासनेसर्वदातिष्ठमृतचैलापहारकः ॥ ८ ॥ एवमुक्तस्तदाराजावचनंचेदमब्रवीत् ॥ ब्राह्मणःक्षत्रियोवापिगृह्णात्वितिमतिर्मम ॥९॥

इच्छा है ॥ ९ ॥ देखो पण्डितोने कहा है कि उत्तमका धर्म उत्तम,मध्यमका धर्म मध्यम और अधमका धर्म अधम है.इसकारण तुम अधम हो और मैं उत्तम हूं तुम्हारे घरमें मेरा धर्म कर्म नहीं चलसक्ता॥१०॥चांडालने कहा हे नृपसत्तम ! यदि यही आपका आन्तरिक अभिप्राय था तो जो कोई "ब्राह्मण मुझको ग्रहण करै" यही बात तुमको कहनी उचित थी,परन्तु प्रकारान्तरमें मिथ्या कहकर तुमने अधर्म किया तो किया फिर किसलिये आपने विचार न करके केवल मेरे सामने इस बातका उल्लेख किया था ? ॥ ११ ॥ जो हो, जो मनुष्य प्रथम विचारकर अपना अभिप्राय प्रकाश करता है, वही पुरुष अभीष्ट प्राप्त करता है.परन्तु हे अनघ! आपने विचार न करके सामान्य वार्त्ता कही ॥ १२ ॥ यदि आपकी वह बात सत्य है तो आप मेरेही गृहीत हुए इसमें सन्देह नहीं हरिश्चन्द्रने कहा जो नरा

उत्तमस्योत्तमोधर्मोमध्यमस्यचमध्यमः ॥ अधमस्याधमश्चैवइतिप्राहुर्मनीषिणः ॥ १० ॥ ॥ चांडालउवाच ॥ ॥ एवमेवत्वयाधर्मः कथितोनृपसत्तम ॥ अविचार्यत्वयाराजन्नधुनोक्तममाऽग्रतः ॥ ११ ॥ विचारयित्वायोब्रूतेसोऽभीष्टंलभतेनरः ॥ सामान्यमेवतत्प्रोक्तम विचार्यत्वयानघ ॥ १२ ॥ यदिसत्यंप्रमाणंतेगृहीतोसिनसंशयः ॥ हरिश्चंद्रउवाच ॥ असत्यान्नरकेगच्छेत्सद्यःक्रूरेनराधमः ॥ १३ ॥ ततश्चांडालतासाध्वीनवरामेह्यसत्यता ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ ॥ तस्यैवंवदतःप्राप्तोविश्वामित्रस्तपोनिधिः ॥ १४ ॥ क्रोधामर्षविवृत्ताक्षःप्राहचेदंनराधिपम् ॥ चांडालोऽयंमनस्थंतेदातुंवित्तमुपस्थितः ॥ १५ ॥ कस्मान्नदीयतेमह्यमशेषायज्ञदक्षिणा ॥ राजोवाच ॥ भगवन्सूर्यवंशोत्थमात्मानंवेद्मिकौशिक ॥ १६ ॥ कथंचांडालदासत्वंगमिष्येवित्तकामतः ॥ ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ यदिचांडालवित्तं त्वमात्मविक्रयजंमम ॥ १७ ॥

धम असत्य व्यवहार करता है वह शीघ्र भयंकर नरकमें जाता है ॥ १३ ॥ इसकारण असत्य व्यवहारकी अपेक्षा मुझे चांडालपना श्रेष्ठ है.व्यासजीने कहा कि, हे महाराज ! राजा यह बात कहही रहे थे कि, इसीसमय तपोधन विश्वामित्रजी उस स्थानमे आये ॥ १४ ॥ वह क्रोध और अमर्षके वश हो घूर्णित नेत्र कर राजासे बोले कि, यह चांडाल तुम्हारी इच्छानुसार धन देनेको उपस्थित है ॥ १५ ॥ तब किसलिये अब मुझको यज्ञकी शेष दक्षिणा नहीं देते ? हरिश्चन्द्र बोले कि, हे कौशिक ! कोई विषय आपसे छिपा नहीं है मेरा यह देह सूर्यवंशसे उत्पन्न हुआ है ॥१६॥ इसकारण धनकी इच्छासे किसप्रकार चांडा

लका दास होना स्वीकार करूं विश्वामित्रने कहा कि, यदि चांडालार्थ अपनेको बेचकर मुझको ॥ १७ ॥ धन न दोगे तो निश्चय जानो कि,मैं तुमको अभी शाप देदूंगा चांडालसे हो अथवा ब्राह्मणसे हो मेरी दक्षिणाका धन अभी दो.क्योंकि चांडालके अतिरिक्त और कोई धन देवेवाला यहां नहीं है.परन्तु हे राजन् ! विना धन लिये नहीं जाऊंगा ॥१८॥१९॥ हे नरपते ! यदि इससमय पहले कहाहुआ धन नहीं दोगे तो दिनकी आधी घडी शेष रहतेमैं तुमको कोपानलमें भस्म करूंगा॥२०॥व्यासजीने कहा हे महाराज ! राजा हरिश्चन्द्र विश्वामित्रके ऐसे वचन सुनकर मृतकके समान होगये.फिर भयसे व्याकुल हो प्रसन्न हूजिये.इस प्रकार कहकर ऋषिके दोनों चरणोंको पकडलिया ॥२१॥ हरिश्चन्द्रने कहा हे विप्रर्षे ! मैं दीन और अत्यन्त कातर हुआ हूं और विशेष करके मैं आपका भक्त दास हूं

नप्रदास्यसिचेत्तर्हिशप्स्यामित्वामसंशयम् ॥ चांडालादथवाविप्राद्देहिमेदक्षिणाधनम् ॥ १८ ॥ विनाचांडालमधुनानाऽन्यःकश्चिद्धनप्रदः॥ धनेनाऽहंविनाराजन्नयास्यामिनसंशयः ॥ १९ ॥ इदानीमेवमेवित्तंनप्रदास्यसिचेन्नृप ॥ दिनेऽर्धघटिकाशेषेतत्त्वांशापाग्निनादहे ॥ २० ॥ ॥ व्यासउवाच ॥ हरिश्चंद्रस्ततोराजामृतवच्छ्रितजीवतः ॥ प्रसीदेतिवदन्पादौऋषेर्जग्राहविह्वलः ॥ २१ ॥ हरिश्चंद्रउवाच ॥ दासोऽस्म्यार्तोऽस्मिदीनोऽस्मित्वद्भक्तश्चविशेषतः ॥ प्रसादंकुरुविप्रर्षेकष्टश्चांडालसंकरः ॥ २२ ॥ भवेयंवित्तशेषेणतवकर्मकरोवशः ॥ तवैवमुनिशार्दूलप्रेष्यश्चित्तानुवर्तकः ॥२३॥ विश्वामित्रउवाच ॥ एवमस्तुमहाराजममैवभवकिंकरः ॥ किंतुमद्वचनंकार्यंसर्वदैवनराधिप ॥ २४ ॥ व्यासउवाच ॥ एवमुक्तेऽथवचनेराजाहर्षसमन्वितः ॥ अमन्यतपुनर्जातमात्मानंप्राहकौशिकम् ॥२५॥ तवादेशंकरिष्यामिसदैवाऽहंनसंशयः॥ आदेशयद्विजश्रेष्ठकिंकरोमितवाऽनघ ॥ २६ ॥ विश्वामित्रउवाच ॥ चांडालागच्छमद्दासमौल्यंकिंमेप्रयच्छसि ॥ गृहाणदासंमौल्येनमयादत्तंतवाधुना२७

इसकारण आप प्रसन्न होकर मुझको क्लेश कर चांडालके सहवाससे छुडाइये ॥ २२ ॥ हे मुनिवर शेष धनके बदलेमें मैं आपका कार्य करूंगा अधिक क्या मै आपका आज्ञानुवर्ती सेवक होकर आपके चित्तका अनुगामी हूंगा॥२३॥विश्वामित्रने कहा हे महाराज ! तो तुम मेरे किंकर हुए हे नराधिप ! इससमय सर्वदाही तुमको मेरे वचन प्रतिपालन करने होंगे॥२४॥व्यासजीने कहा हे महाराज ! विश्वामित्रके यह वचन कहनेपर राजा अत्यन्त हर्षसे अपना पुनर्जन्म जान कौशिकसे कहने लगे ॥२५॥ मै सदा आपकी आज्ञा पालन करूंगा इससमय आपका क्या कार्य साधन करूं सो कहिये ॥२६॥ तब विश्वामित्र चांडालको बुलाकर

सदा इस प्रकारकी चिन्ता करते अत्यन्त दुरअवस्थाको प्राप्त हुए सौग्रन्थीकी एक पुराणे वस्त्रकी कंथा पहरे थे ॥३०॥ मुख बाहु उदर चरण सब अंग भस्म और धूलिसे व्याप्त थे अनेकविध वसा मेद मज्जासे पैरकी अंगुलिमें लिप्त होनेसे श्वास लेते ॥ ३१ ॥ अनेक जातिवाले मृतकोंके निमित्त जो अन्न पक होता है उसीसे क्षुधा निवृत्त करते उनकी माला शिरमें धरते ॥३२॥ रात्रि अथवा दिनमें नहीं सोते केवल हाय ! हाय ! शब्द करके सदा लम्बे श्वास छोडते इसप्रकार उन्होंने सौ वर्षके समान बारह महीने बिताये ॥३३॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां चतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥ सूतजीने कहा इधर कुमार रोहिताश्व एक दिन काशीके कुछेकदूर खेलनेके लिये बालकोंके सहित बाहर निकला ॥१॥प्रथम बालकोंके संग खेला इसके उपरान्त अग्रभागयुक्त समूल

इत्येवंचिंतयन्राजाव्यवस्थांदुस्तरांगतः ॥ जीर्णैकपटसुग्रंथिकृतकंथापरिग्रहः ॥ ३० ॥ चिताभस्मरजोलिप्तमुखबाहूदरांत्रिकः ॥ नानामेदो वसामज्जालिप्तपाण्यंगुलिःश्वसन् ॥ ३१ ॥ नानाशवौदनकृतक्षुन्निवृत्तिपरायणः ॥ तदीयमाल्यसंश्लेषकृतमस्तकमंडलः ॥ ३२ ॥ नरात्रौनदि वाशेतेहाहेतिप्रवदन्मुहुः ॥ एवंद्वादशमासास्तुनीतावर्षशतोपमाः ॥३३॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेचतुर्विंशोऽध्यायः ॥ २४ ॥ सूतउवाच ॥ एकदातुगतोरंतुंबालकैःसहितोबहिः ॥ वाराणस्यानातिदूरेरोहिताख्यःकुमारकः ॥१ ॥ क्रीडांकृत्वाततोदर्भान्ग्रहीतुमुपचक्रमे ॥ कोमलानल्पमूलांश्चसाग्रान्छक्त्यनुसारतः ॥ २ ॥ आर्यप्रीत्यर्थमित्युक्त्वाहस्तयुग्मेनयत्नतः ॥ सलक्षणाश्चसमिधोबर्हिरिध्मंसलक्षणम् ॥ ३ ॥ पलाशकाष्ठान्यादायत्वग्निहोमार्थमादरात् ॥ मस्तकेभारकंकृत्वाखिद्यमानःपदेपदे ॥ ४ ॥ उदकस्थानमासाद्यतदाबालस्तृषान्वितः ॥ भुवि भारंविनिक्षिप्यजलस्थानेतदाशिशुः ॥ ५ ॥ कामतःसलिलंपीत्वाविश्रम्यचमुहूर्तकम् ॥ वल्मीकोपरिविन्यस्तभारोहर्तुंप्रचक्रमे ॥ ६ ॥

कोमल कुशाओं और समिधोंको अपनी शक्तिके अनुसार ग्रहण करने लगा॥ २॥बालकोंके यह कारण पूछनेपर रोहिताश्वने समान अवस्थावाले मित्रोंसे कहा मेरे प्रभु ब्राह्मण हैं उनकी ही प्रसन्नताके लिये यह ग्रहण किये है, उनसे यह बात कह यज्ञीय लक्षणवाली समिध अनलसंदीपक काष्ठ दोनो हाथोसे मन्त्रसहित संग्रह करने लगा ॥३॥ फिर अग्निमें होम करनेके लिये लाया हुआ पलाशकाष्ठ और पूर्वोक्त द्रव्य सम्पूर्ण एकत्रकर उस भारको यत्नसहित मस्तकपर उठालिया परन्तु प्रत्येक पदमें पीडित होनेलगा ॥ ४ ॥ तब वह बालक प्याससे दुःखित हो जलके निकट स्थानमें जाय पृथ्वीपर भार डाल जल पान करनेकेलिये जलाशयमे उतरा ॥५॥ वहां इच्छानुसार जलपान कर मुहूर्तभर विश्रामके उपरान्त ज्योंहीं बॅवईके ऊपर उस भारको रखकर फिर मस्तकपर उठानेके लिये

उसका उद्योग किया ॥ ६ ॥ कि उसीसमय विश्वामित्रकी आज्ञासे प्राणियोंको भयावह अत्यन्त घोर दर्शन महाविष महाकाय एक कृष्णवर्ण सर्प उस बँवईसे अकस्मात् बाहर निकला ॥ ७ ॥ उस सर्पने निकतेही बालकको डसलिया उस बालकने पृथ्वीपर गिरकर तत्काल प्राण त्याग किया. उसके मित्रभी रोहिताश्व को मराहुवा देखकर ब्राह्मणके घर गये ॥ ८ ॥ फिर बालक भयसे उद्विग्न हो शीघ्र उसकी माताके निकट उपस्थित हो कहनेलगे हे विप्रदासी ! तेरा पुत्र हमारे साथ खेलनेको बाहर गया था ॥ ९ ॥ परन्तु अकस्मात् उस स्थानमें कालसर्पके काटनेसे मरगया. रोहिताश्वकी माता गिरेहुए वज्रके समान ॥ १० ॥ कठोर वचन सुनतेही जडकटे हुए केलेके समान पृथ्वीपर गिरपडी, उसी समय ब्राह्मणने अतिरुष्ट हो उसके मुखपर जलसेचन किया ॥ ११ ॥ फिर उसके क्षणकालमें

विश्वामित्राज्ञयातावत्कृष्णसर्पोभयावहः॥महाविषोमहाघोरोवल्मीकान्निर्गतस्तदा ॥ ७ ॥ तेनाऽसौबालकोदष्टस्तत्रैवचपपातह ॥ रोहिताख्यं मृतंदृष्ट्वाययुर्बालाद्विजालयम् ॥ ८ ॥ त्वरिताभयसंविग्नाःप्रोचुस्तन्मातुरग्रतः ॥ हेविप्रदासितेपुत्रःक्रीडांकर्तुंबहिर्गतः ॥ ९ ॥ अस्माभिःसहित स्तत्रसर्पदष्टोमृतस्ततः॥इतिसातद्वचःश्रुत्वावज्रपातोपमंतदा ॥ १० ॥ पपातमूर्च्छिताभूमौछिन्नेवकदलीयथा ॥ अथतांब्राह्मणोरुष्टःपानीयेना ऽभ्यषिंचत॥ ११ ॥ मुहूर्ताच्चेतनांप्राप्ताब्राह्मणस्तामथाब्रवीत् ॥ ब्राह्मणउवाच॥अलक्ष्मीकारकंनिंद्यंजानतीत्वंनिशामुखे ॥ १२ ॥ रोदनंकुरुषेदुष्टे लज्जातेहृदयेनकिम् ॥ ब्राह्मणेनैवमुक्तासानकिंचिद्वाक्यमब्रवीत् ॥ १३ ॥ रुरोदकरुणंदीनापुत्रशोकेनपीडिता ॥ अश्रुपूर्णमुखीदीनाधूसरामु क्तमूर्द्धजा ॥ १४ ॥ अथतांकुपितोविप्रोराजपत्नीमभाषत॥धिक्कांदुष्टेक्रयंगृह्यममकार्यंविलुंपसि॥ १५ ॥अशक्ताचेत्कथंतर्हिगृहीतंममतद्धनम् ॥ एवंनिर्भर्त्सितातेनक्रूरवाक्यैःपुनःपुनः ॥ १६ ॥

चेतना प्राप्त करनेपर ब्राह्मणने क्रोधित होकर उससे कहा ब्राह्मण बोला हे दुष्टे ! रात्रिमें रोना अत्यन्त निन्दनीय है क्योंकि इससेअलक्ष्मीका आविर्भाव होता है ॥ १२ ॥ यह जानकर भी तू क्यों रोदन करती है तेरे हृदयमें क्या कुछभी लज्जा नहीं है ! ब्राह्मणके इसप्रकार कहनेपरभी उसने उनको कुछ उत्तर न दिया ॥ १३ ॥ वरन् पुत्रशोकसे अत्यन्त कातर हो करुणास्वरसे रोदन करने लगी तिसकाल उसका शरीर धूलिमें धुसा हुआ बाल बिखर गये और मुख नेत्रोंके जलसे भीग गया वह शोकसे वारंवार कातर हो करुणास्वरसे रोदन करने लगी ॥ १४ ॥ तब उस ब्राह्मणने क्रोधित होकर उस राजपत्नीसे कहा कि रे दुष्टे ! तुझको धिक्कार है मैं तुझे मूल्य देकर मोल लाया हूं तौभि तू मेरे कार्यमें हानि करती है ॥ १५ ॥ यदि तू मेरा

कार्य न कर सकी तो क्यों व्यर्थ मेरा धन ग्रहण किया उस ब्राह्मणके वारंवार इस प्रकार निष्ठुर वचनोंसे तिरस्कार करनेपर ॥१६॥ उसने करुणा स्वरसे रोदन करते गद्गद हो ब्राह्मणसे कहा हे स्वामिन् ! मेरा बालक पुत्र सर्पके काटनेसे मरगया है॥ १७॥हे सुव्रत ! मैं उसको फिर न देखसकूंगी अतएव मैं उस बालक पुत्रको देखनेके लिये जाऊंगी आप कृपा करके शीघ्र मुझको आज्ञा दीजिये॥ १८॥यह बात कहकर वह बाला फिर करुणास्वरसे रोदन करने लगी, ब्राह्मणभी महाक्रोधित हो फिर राजपत्नीसे कहनेलगा॥ १९॥ ब्राह्मण बोले हे शठे! तेरा आचरण अत्यन्त दूषणीय है,किससे पातक होता है उसको नहीं जानती जो मनुष्य प्रभुका धन ग्रहण कर उसका कार्य नहीं करता है॥ २०॥वह घोर रौरव नरकमें पडता है वह अल्पकाल नरकमें वासकर फिर मुरगेकी योनिको प्राप्त होता है ॥२१॥अथवा

रुदिताकारणंप्राहविप्रंगद्गदयागिरा ॥ स्वामिन्ममसुतोबालःसर्पदष्टोमृतोबहिः ॥ १७ ॥ अनुज्ञांमेप्रयच्छस्वद्रष्टुंयास्यामिबालकम् ॥ दुर्लभं दर्शनंतेनसंजातंममसुव्रत ॥ १८ ॥ इत्युक्त्वाकरुणंबालापुनरेवरुरोदह॥पुनस्तांकुपितोविप्रोराजपत्नीमभाषत ॥ १९ ॥ ब्राह्मणउवाच ॥ शठे दुष्टसमाचारेकिंनजानासिपातकम् ॥ यःस्वामिवेतनंगृह्यतस्यकार्यंविलुम्पति ॥ २० ॥ नरकेपच्यतेसोऽथमहारौरवपूर्वके ॥ उषित्वानरकेक ल्पंततोऽसौकुक्कुटोभवेत् ॥ २१ ॥ किमनेनाऽथवाकार्यंधर्मसंकीर्तनेनमे॥यस्तुपापरतोमूर्खःक्रूरोनीचोऽनृतःशठः॥२२॥तद्वाक्यंनिष्फलंतस्मि न्भवेद्बीजमिवोषरे ॥ एहितेविद्यतेकिंचित्परलोकभयंयदि ॥ २३ ॥ एवमुक्ताथसाविप्रंवेपमानाब्रवीद्वचः॥कारुण्यंकुरुमेनाथप्रसीदसुमुखोभव ॥२४॥प्रस्थापयमुहूर्तंमांयावद्द्रक्ष्यामिबालकम् ॥ एवमुक्त्वाऽथसामूर्ध्नानिपत्यद्विजपादयोः ॥ २५ ॥ रुरोदकरुणंबालापुत्रशोकेनपीडिता ॥ अथाहकुपितोविप्रःक्रोधसंरक्तलोचनः॥२६॥विप्रउवाच॥किंतेपुत्रेणमेकार्यंगृहकर्मकुरुष्वमे॥किंनजानासिमेक्रोधंकशाघातफलप्रदम् ॥ २७ ॥

इस धर्मशास्त्रके उपदेश देनेका मेरा कुछ प्रयोजन नहीं है क्योंकि जो मनुष्य मूर्ख,क्रूर, नीच, शठ और मिथ्यावादी तथा पापकार्यमें रत है ॥ २२॥ उससे इस प्रकारके वचन कहने ऊषरभूमिमें बीज बोनेके समान निष्फल हैं अतएव यदि तुमको परलोकका भय हो तो इस समय आनकर घरका कार्य करो॥ २३ ॥ वह यह सुनकर कंपित हो ब्राह्मणसे बोली कि हे प्रभो ! आप प्रसन्न हूजिये और दासीके ऊपर प्रसन्न होकर कृपा प्रकाश कीजिये॥ २४॥मैं एकवार उस मृतक बालकको देखने जाऊंगी अतएव आप मुहूर्तकालके लिये मुझको भेजदीजिये,वह बाला पुत्रशोकसे ऐसी कातर होगई थी कि यह बात कह ब्राह्मणके पैरोंमें मस्तक रख ॥२५॥करुणास्वरसे रोदन करने लगी तब वह कुपित विप्र क्रोधसे लाल२नेत्रकर उससे कहनेलगा ॥ २६ ॥ ब्राह्मण बोले तेरे पुत्रसे मेरा क्या प्रयोजन

सिद्ध होगा?मेरे क्रोधको क्या तू नहीं जानती?मेरा कशाघात क्या तू भूलगई अतएव शीघ्र मेरे गृहकार्यमें तत्पर हो ॥ २७ ॥ उसके इस प्रकारके वचन सुनकर राजमहिषी धैर्य अवलम्बन कर गृहकार्य करने लगी उस ब्राह्मणके पैर दबाते२ राजपत्नीको आधी रात बीतगई ॥ २८ ॥ उस कार्यके समाप्त होनेपर ब्राह्मणने उससे कहा अब तू पुत्रके निकट जा परन्तु उसका दाहादिकार्य सम्पादनकर शीघ्र इस स्थानमें आ ॥ २९ ॥ देखो ! मेरे प्रातःकालके गृहकार्यमें कुछ हानि न हो, परन्तु राजपत्नी उसकी आज्ञा पाय अकेली विलाप करते २ रात्रिकालके समय पुत्रके समीप गई ॥ ३० ॥ क्रमानुसार काशीके बहिर्भागमें उपस्थित होकर देखा कि उसका पुत्र दरिद्रके समान पृथ्वीमें काष्ठ और तृणके ऊपर पडा है अपने पुत्रको मृतक अवस्थामें देखकर वह दीन राजमहिषी यूथभ्रष्ट मृगी और

एवमुक्तास्थिताधैर्याद्गृहकर्मचकारह ॥ अर्धरात्रोगतस्तस्याःपादाभ्यंगादिकर्मणा ॥२८॥ ब्राह्मणेनाऽथसाप्रोक्तापुत्रपार्श्वंव्रजाऽधुना ॥ तस्यदा हादिकंकृत्वापुनरागच्छसत्वरम् ॥२९॥ नलुप्येतयथाप्रातर्गृहकर्ममममेतिच ॥ ततस्त्वेकाकिनीरात्रौविलपंतीजगामह ॥३०॥ दृष्ट्वामृतंनिजंपुत्रं भृशंशोकेनपीडिता ॥ यूथभ्रष्टाकुरंगीवविवत्सासौरभीयथा ॥ ३१ ॥ वाराणस्याबहिर्गत्वाक्षणाद्दृष्ट्वानिजंसुतम् ॥ शयानंरंकवद्भूमौकाष्ठदर्भ तृणोपरि ॥ ३२ ॥ विललापाऽतिदुःखार्ताशब्दंकृत्वासुनिष्ठुरम् ॥ एहिमेसंमुखंकस्माद्रोषितोऽसिवदाऽधुना ॥ ३३ ॥ आयास्यभिमुखोनित्य मंबेत्युक्त्वापुनःपुनः ॥ गत्वास्खलत्पदातस्यपपातोपरिमूर्च्छिता ॥ ३४ ॥ पुनःसाचेतनांप्राप्यदोर्भ्यामालिंग्यबालकम् ॥ तन्मुखेवदनंन्य स्यरुरोदाऽऽर्तस्वनैस्तदा ॥ ३५ ॥ कराभ्यांताडनंचक्रेमस्तकस्योदरस्यच ॥ हाबालहाशिशोवत्सहाकुमारकसुंदर ॥ ३६ ॥

वत्सहीन गायके समान शोकातुर हुई ॥३१॥ ३२॥ तब राजपत्नी माधवी अत्यन्त दुःखित हो अति कातरस्वरसे इसप्रकार रुदन करनेलगी हा पुत्र ! तुम एक वार मेरे सन्मुख आओ किस कारणसे तुमको क्रोध हुआ सो मुझसे कहो ॥३३॥ हा वत्स ! तुम जो वारंवार मा मा कहकर सदा मेरे पास आते तो इस समय क्यों नहीं आते यह बात कहते २ डगमगाते पैरोंसे जाय मूर्च्छित हो उसके ऊपर गिरपडी ॥ ३४ ॥ फिर वह चैतन्यताको प्राप्तहोकर दोनों हाथोंसे पुत्रको आलिंगनकर उसका मुख चूम कातरस्वरसे रोनेलगी ॥ ३५ ॥ हा पुत्र ! हा वत्स ! हा कुमार ! हा सुन्दर इस प्रकार कहकर रुदन और मस्तक

तथा वक्षःस्थलमें कराघात करनेलगी ॥३६॥ हे राजन् ! तुम कहां हो ? तुम जिस अपने पुत्रको प्राणोंकी अपेक्षा भी अधिक जानते थे तुम्हारा वही पुत्र आज मृतक अवस्थामे पृथ्वीपर पडा है एकवार आनकर देखो ॥ ३७ ॥ ज्ञात होता है कि पुत्र अभी जीवित है यह विचारकर उसका मुख देखने लगी, परन्तु जब उसका वदन निर्जीव जाना तब तत्काल फिर मूर्च्छित होगई ॥३८॥ फिर शीघ्रही संज्ञाको प्राप्तहोकरदोनों हाथोंसे उसका वदन ग्रहण कर उससे कहने लगी, हे वत्स ! निद्रात्यागनकर शीघ्रही जागरित होजाओ अब भीषण ॥ ३९ ॥ रात्रि उपस्थित है इस समय शतशत शिवाका घोर शब्द सुनाई आता है इस समय क्या भूत क्या प्रेत पिशाच और डाकनियोंके यूथके यूथ हूँहूँकार शब्द करतेहुए भ्रमण करते है ॥४०॥तुम्हारे मित्र सूर्य अस्त होतेही चलेगये तुम क्यों इस समय अकेले इस स्थानमें रहगये हो सूतजीने कहा यह कह वह कृशांगी राजमहिषी फिर करुणा स्वरसे रोदन करने लगी॥४१॥हा शिशो!हा बाल!हा रोहिताश्व हा वत्स!हा कुमार!हा पुत्र!तुम क्यों मुझको उत्तर नहीं देते॥४२॥हे वत्स ! मै तुम्हारी जननी हूं यह तुम क्या नहीं जानते, एकवार मेरी ओर देखो हे पुत्र!मैं राज्यसे च्युत और अपने देशसे निकल आई हूं मेरे स्वामीने भी अपनादेह पर्यन्त बेंच डाला है॥४३॥ मै स्वयं दासी होगई हूं ऐसी अवस्था में कौन प्राणी जीवन धारण करनेमें समर्थ होगा केवल तुम्हारा मुख देखकरही जीवित रहती थी तुम्हारे जन्म कालके समय ब्राह्मणोंने जो भविष्यत् वचन कहे थे अब तो वह कुछभी दिखाई नहीं देते॥४४॥उन्होंने कहा था कि यह बालक शूरवीर दीर्घायु दाता और देव ब्राह्मण तथा गुरुजनोंकी पूजामें तत्पर होगा अधिक क्या भूमंडलका एकमात्र अधीश्वर

हाराजन्कगतोऽसित्वंपश्येमंबालकंनिजम् ॥ प्राणेभ्योऽपिगरीयांसंभूतलेपतितंमृतम् ॥ ३७ ॥ तथाऽपश्यन्मुखंतस्यभूयोजीवितशंकया ॥ निर्जीववदनंज्ञात्वामूर्च्छितानिपपातह ॥ ३८ ॥ हस्तेनवदनंगृह्यपुनरेवमभाषत ॥ शयनंत्यजहेबालशीघ्रंजागृहिभीषणम् ॥ ३९ ॥ निशार्धव र्धतेचेदंशिवाशतनिनादितम् ॥ भूतप्रेतपिशाचादिडाकिनीयूथनादितम् ॥४०॥ मित्राणितेगतान्यस्तात्त्वमेकस्तुकुतःस्थितः ॥ सूतउवाच ॥ एवमुक्त्वापुनस्तन्वीकरुणंप्ररुरोदह ॥ ४१ ॥ हाशिशोबालहावत्सरोहिताख्यकुमारक॥ रेपुत्रप्रतिशब्दंमेकस्मात्त्वंनप्रयच्छसि ॥ ४२ ॥ तवाऽहंजननीवत्सकिंनजानासिपश्यमाम्॥देशत्यागाद्राज्यनाशात्पुत्रभर्त्रास्वविक्रयात्॥४३॥यद्दासीत्वाच्चजीवामित्वांदृष्ट्वापुत्रकेवलम्॥ तेजन्म समयेविप्रैरादिष्टंयत्त्वनागतम् ॥ ४४ ॥ दीर्घायुःपृथिवीराजःपुत्रपौत्रसमन्वितः ॥ शौर्यदानरतिःसत्त्वोगुरुदेवद्विजार्चकः ॥ ४५ ॥

होकर पुत्र और पौत्रोंके सहित राज्यसुख अनुभव करेगा॥ ४५॥ यह पुत्र जितेन्द्रिय होकर मातापिताके प्रियकार्य साधन करेगा, हा पुत्र ! अब सम्पूर्ण बातेंही मिथ्या हुई ॥४६॥ हा पुत्र ! चक्र, मत्स्य, आतपत्र, श्रीवत्स, स्वस्तिक, ध्वज, कलश, और चमर इत्यादि सम्पूर्ण चिह्नही तुम्हारी हथेलीमें विद्यमान हैं हे सुत। इनके सिवाय अन्यान्य सम्पूर्ण ॥४७॥ शुभ लक्षणभी तुम्हारे पैरोंके नीचे तलुओंमें विराजमान हैं, परन्तु आज वह सभी क्या व्यर्थ होगये ॥ ४८ ॥ हा वत्स ! तुम पृथ्वीके अधीश्वर हो परन्तु तुम्हारा वह राज्य वह मंत्रीलोग, वह सिंहासन, वह छत्र, वह रङ्ग, वह विपुलधन॥ ४९॥ वह अयोध्यानगरी वह शोभायमान अटारियें वह गज, अश्व, रथ और वह प्रजावर्ग आज कहां है हा पुत्र ! इस समय इन सब और माताको छोडकर तुम कहां चलेगये ॥ ५० ॥ हा कान्त ! हा नाथ !

मातापित्रोस्तुप्रियकृत्सत्यवादीजितेंद्रियः ॥ इत्यादिसकलंजातमसत्यमधुनासुत॥४६॥चक्रमत्स्यावातपत्रश्रीवत्सस्वस्तिकध्वजाः॥ तवपाणितलेपुत्रकलशश्चामरंतथा ॥ ४७ ॥ लक्षणानितथाऽन्यानित्वद्धस्तेयानिसंतिच ॥ तानिसर्वाणिमोघानिसंजातान्यधुनासुत॥४८॥ हाराजन्पृथिवीनाथक्वतेराज्यंक्वमंत्रिणः ॥क्वतेसिंहासनंछत्रंक्वतेखड्गःक्वतद्धनम् ॥४९॥ क्वसाऽयोध्याक्वहर्म्याणिक्वगजाश्वरथप्रजाः॥ सर्वमेतत्तथापुत्रमांत्यक्त्वाक्वगतोऽसिरे ॥५०॥हाकांतहानृपाऽऽगच्छपश्येमंस्वसुतंप्रियम्॥येनतेरिंगतावक्षःकुंकुमेनाऽवलेपितम् ॥ ५१॥ स्वशरीररजःपंकैर्विशालंमलिनीकृतम् ॥ येनतेबालभावेनमृगनाभिविलेपितः॥५२॥ भ्रंशितोभालतिलकस्तवांकस्थेनभूपते ॥ यस्यवक्त्रंमृदालिप्तंस्नेहार्द्रेचुंबितंमया॥५३॥तन्मुखंमक्षिकालिंग्यंपश्येकीटैर्विदूषितम् ॥ हाराजन्पश्यतंपुत्रंभुविस्थंरंकवन्मृतम् ॥ ५४ ॥ हादेवकिंमयाकृत्यंकृतंपूर्वभवांतरे ॥ तस्यकर्मफलस्येहनपारमुपलक्षये ॥ ५५ ॥

आकर इस समय अपने पुत्रको देखो जो पुत्र अतिबाल्यावस्थामे विचरण करते२कुंकुमविलेपित तुम्हारा विशाल वक्षः स्थल ॥ ५१ ॥ अपने शरीरकी रजः पंकसे मलीन किया करता था हा नरनाथ ! हे भूपते ! जो पुत्र तुम्हारी गोदीमें जाकर बाल्यस्वभावके अज्ञानवशसे मृगनाभिरचित तुम्हारे ॥ ५२ ॥ माथेपरका तिलक मलदेता आज उस पुत्रकी अवस्था देखो आहा ! पहले मैं धूलिलिप्त जिसके मुखको चूमती थी ॥ ५३ ॥ आज उसी मुखपर मक्खियें बैठती हैं कीट दंशनकरते हैं हाय ! यहभी मैं अपनी आंखोंसे देखती हूं हे राजन् ! तुम्हारा वह पुत्र दरिद्रकी समान मृतकअवस्थामें भूशय्यापर शयन कररहा है तुमएकवार आनकर देखो ॥ ५४ ॥ हा देव ! मैने जन्मान्तरमे क्या कार्य किया है कि इस लोकमे उस कर्मके फलके पार पानेका उपाय नहीं देखती ॥ ५५ ॥

हा पुत्र!हा शिशो!हा वत्स ! हा कुमार!हा सुन्दर!अब कहींभी क्या तुमको नहीं देखूंगी राजमहिषी माधवी इसप्रकार अनेक प्रकारके विलाप करनेलगी नगरपाल उसके इसप्रकारसे विलापकी ध्वनि को सुनकर॥ ५६ ॥जागगये और अत्यन्त विस्मित हो शीघ्र उसके निकट जाय पूछनेलगे नगरवासी बोले कि तू कौन है यह किसका पुत्र है?तेरा पति कहां है॥ ५७ ॥तू अकेली निर्भय रात्रिकालके समय क्यों इस स्थानमें रोदन करती है, उनके इसप्रकार पूछनेपरभी इस कृशाङ्गी राजमहिषीने कुछ उत्तर न दिया ॥ ५८ ॥ फिर पूछनेपरभी वह कुछ न बोली, परन्तु कुछकालोपरान्तही अत्यन्त दुःखसे कातर हो विलाप करनेलगी, शोकसे उसके दोनों नेत्रोंसे प्रबल अश्रुधारा बहनेलगी॥ ५९ ॥अनन्तर मनुष्य उसके ऊपर सन्देहकर शंकित हुए, यही क्या बरन् त्राससे उनके सब अंग रोमांचित होगये, तब वह सम्पूर्ण शस्त्र निकालकर परस्पर कहनेलगे ॥ ६० ॥ यह स्त्री जब कि कुछ उत्तर नहीं देती तो यह कभी स्त्री नहीं है,ऐसा बोध होता है कि कोई मायाविनी बालघातिनी राक्षसी

हापुत्रहाशिशोवत्सहाकुमारकसुंदर ॥ एवंतस्याविलापंतेश्रुत्वानगरपालकाः ॥५६॥ जागृतास्त्वरितास्तस्याःपार्श्वमीयुःसुविस्मिताः॥जना ऊचुः ॥ कात्वंबालश्चकस्याऽयंपतिस्तेकुत्रतिष्ठति ॥५७॥एकैवनिर्भयारात्रौकस्मात्त्वमिहरोदिषि ॥ एवमुक्ताऽथसातन्वीनकिंचिद्वाक्यमब्रवीत् ॥५८॥भूयोऽपिपृष्टासातूष्णींस्तब्धीभूताबभूवह ॥ विललापाऽतिदुःखार्ताशोकाश्रुप्लुतलोचना ॥५९॥ अथतेशंकितास्तस्यांरोमांचिततनूरुहाः ॥ संत्रस्ताःप्राहुरन्योन्यमुद्धृतायुधपाणयः॥६०॥नूनंस्त्रीनभवत्येषायतःकिंचिन्नभाषते॥तस्माद्वध्याभवेदेषायत्नतोबालघातिनी ॥६१॥ शुभाचेत्तर्हिकिंह्यत्रनिशार्धेतिष्ठतेबहिः ॥ भक्षार्थमनयानूनमानीतः कस्यचिच्छिशुः ॥६२ ॥ इत्युक्त्वातैर्गृहीतासागाढंकेशेषुसत्वरम् ॥ भुजयोरपरैश्चैवकैश्चाऽपिगलकेतथा ॥ ६३ ॥खेचरीयास्यतीत्युक्तंबहुभिःशस्त्रपाणिभिः ॥ आकृष्यपक्कणेनीताचांडालायसमर्पिता ॥ ६४ ॥ हे चांडालबहिर्दृष्टाह्यस्माभिर्बालघातिनी ॥ वध्यतांवध्यतामेषाशीघ्रंनीत्वाबहिःस्थले ॥ ६५ ॥चांडालःप्राहतांदृष्ट्वाज्ञातेयंलोकविश्रुता ॥ नदृष्टपूर्वाकेनाऽपिलोकडिंभान्यनेकधा ॥ ६६ ॥

होगी, इस कारण यत्नसहित इसको मारना उचित है॥ ६१ ॥यदि राक्षसी न होती तो क्यों रात्रिके समय इस नगरके बाहरी भागमें स्थिति करती यह राक्षसी किसी बालकको भक्षण करनेके निमित्त इस स्थानमे लाई है इसमें सन्देह नहीं ॥ ६२ ॥ यह बात कह उन्होंने शीघ्रही उसके केशोंको दृढरूपसे पकडकर हे राक्षसि ! कहाँ जाती है ? इसप्रकार कह किसीने उसका हाथ और किसीने उसकी गरदन पकड ली ॥ ६३ ॥ तब उन असंख्य अस्त्रधारी पुरुषोंने बलपूर्वक उसे चांडालके घर ले जाकर चांडालके हाथमें समर्पण किया ॥ ६४॥ सबने मिलकर कहा कि, हे चांडाल ! आज नगरके प्रान्तभागमें हम बालकघातिनी राक्षसी को पकडा है, अतएव तुम बाहर वधभूमिमे लेजाकर इसको शीघ्र मारो ॥ ६५ ॥ चांडालने उसके शरीरको देखकर कहा कि यह राक्षसी इसलोकमें विख्यातहै

मैं इसको पहलेसेही जानता हूं परन्तु इसको कभी कोई नहीं देखता इस मायाविनीने साधारण मनुष्योंके अनेक बालक॥६६॥भक्षण किये हैं इसके मारनेसे तुमको
बहुत पुण्य होगा और इस लोकमें तुम्हारी सुकीर्ति सर्वदा विख्यात रहैगी इस समय तुम अपने २ घरोंको जाओ ॥ ६७ ॥ जो मनुष्य स्त्री बालक गौ और
ब्राह्मणकी हत्या करता है जो सोना चुराता और आग लगाता है जो मनुष्योंका गमनमार्ग विलुप्त करता है जो गुरुपत्नीहरण ॥ ६८ ॥ साधुजनोंके सहित
विरोध और सुरापान करता है उसके मारनेसे पुण्य होता है स्त्रीलोक अथवा ब्राह्मणभी यदि इसप्रकार पापकार्यमें लिप्तहो तोभी उसके मारनेमें कुछ दोष नहीं
होता ॥६९॥अतएव इसको मारना मेरा अवश्य कर्त्तव्य है चांडालने यह बात कहकर उसको मजबूत बांध लिया और उसके बालोंको खेंचकर रस्सीसे मारने
लगा ॥७०॥इसके पीछे उसने निष्ठुर वचनोंसे हरिश्चन्द्रसे कहा रे दास!इसको वध कर दुष्टस्वभाव यह स्त्री अत्यन्त दुष्ट है अतएव इसके वध करनेमें कुछ विचार

भक्षितान्यनयाभूरिभवद्भिःपुण्यमर्जितम् ॥ ख्यातिर्वःशाश्वतीलोकेगच्छध्वंचयथासुखम् ॥६७॥द्विजस्त्रीबालगोघातीस्वर्णस्तेयीचयोनरः ॥
अग्निदोवर्त्मघातीचमद्यपोगुरुतल्पगः ॥६८॥ महाजनविरोधीचतस्यपुण्यप्रदोवधः ॥ द्विजस्याऽपिस्त्रियोवाऽपिनदोषोविद्यतेवधे ॥ ६९ ॥
अस्यावधश्चमेयोग्यइत्युक्त्वागाढबंधनैः ॥ बद्ध्वाकेशेष्वथाऽऽकृष्यरज्जुभिस्तामताडयत् ॥ ७० ॥ हरिश्चंद्रमथोवाचवाचापरुषयातदा ॥
रेदासवध्यतामेषादुष्टात्मामाविचारय ॥ ७१ ॥ तद्वाक्यंभूपतिःश्रुत्वावज्रपातोपमंतदा ॥ वेपमानोऽथचांडालंप्राहस्त्रीवधशंकितः ॥ ७२ ॥
नशक्तोऽहमिदंकर्तुंप्रेष्यंदेहिममाऽऽपरम् ॥ असाध्यमपियत्कर्मतत्करिष्येत्वयोदितम् ॥ ७३ ॥ श्रुत्वातदुक्तंवचनंश्वपचोवाक्यमब्रवीत् ॥
माभैषीस्त्वंगृहाणाऽसिंवधोऽस्याःपुण्यदोमतः ॥७४॥ बालानामेवभयदानेयंरक्ष्याकदाचन ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यराजावचनमब्रवीत् ॥७५॥
स्त्रियोरक्ष्याःप्रयत्नेननहंतव्याःकदाचन ॥ स्त्रीवधेकीर्तितंपापंमुनिभिर्धर्मतत्परैः ॥ ७६ ॥

न करना॥७१॥ तब नरपति उसके इस प्रकार गिरे हुए वज्रकी समान कठोर वचन सुनकर कम्पित होगये फिर चित्तको स्थिरकर स्त्रीवधकी शंकासे चांडाल
बोले॥७२॥मैं इस कार्यके करनेमें असमर्थ हूं इस कारण आप यह भार अन्य सेवकके ऊपर डालिये;वही इसको मारेगा आप इसके अतिरिक्त जिस किसी कार्यकी
आज्ञा देंगे यदि असाध्य हो तो भी मैं उसे करूंगा॥७३॥राजाके यह वचन सुनकर श्वपचने कहा तू भय त्यागकर असि ग्रहणकर, इसका मारना पुण्यदायक है
॥७४॥यह मायाविनी बालकोंको सर्वदा नष्ट करती है,इसकी रक्षा करना कभी उचित नहीं राजा उसके इस प्रकारके वचन सुन महादुःखित हो कहनेलगे कि ॥
॥७५॥स्त्रियोंकी रक्षा करना सर्वदा उचित है कभी संहार करना ठीक नहीं है विशेषकरके धर्मपरायण मुनियोंने स्त्रीके मारनेमें अधिक पाप निर्देश किया है॥ ७६ ॥

जो पुरुष ज्ञान अथवा अज्ञानसे स्त्रीहत्या करता है वह मनुष्य महारौरवनरकमे पडता है इसमें संदेह नहीं॥ ७७॥ चांडालने कहा तुम यह बात मत कहो विजलीकी समान प्रभायुक्त यह असि ग्रहण करो जिस स्थानमें एकका वध होनेसे अनेकोंको सुख हो ॥ ७८॥ उसकी हिंसा करनेसे वहुत पुण्य प्राप्त होता है इसमें सन्देह नहीं इस दुष्टाने यहां अनेक बालकोंको भक्षण किया है ॥ ७९ ॥ इसकारण शीघ्र इसको मारकर काशीवासियोको सावधान करो। राजाने कहा हे चांडालाधिपते!मैने जन्मसे "कभी स्त्रीवध न करूंगा" यह कठिनव्रत अवलम्बन किया है ॥ ८० ॥ इसी कारण आपकी आज्ञासे स्त्रीवधके विषयमें यत्न नहीं करसक्का। चांडालने कहा हे दुष्ट ! प्रभुकार्यके अतिरिक्त और कोई कार्य श्रेष्ठ नहीं होसक्का ॥ ८१ ॥ इस कारण चैतन्य होकर आज किस कारणसे मेरा कार्य नहीं करता जो सेवक

पुरुषोयःस्त्रियंहन्याज्ज्ञानतोऽज्ञानतोऽपिवा ॥ नरकेपच्यतेसोऽथमहारौरवपूर्वके ॥ ७७ ॥ चांडालउवाच ॥ मावदाऽसिंगृहाणेनंतीक्ष्णविद्युत्समप्रभम् ॥ यत्रैकस्मिन्वधंनीतेबहूनांतुसुखंभवेत् ॥ ७८ ॥ तस्यहिंसाकृतानूनंबहुपुण्यप्रदाभवेत् ॥ भक्षितान्यनयाभूरिलोकेडिंभानि दुष्टया ॥ ७९ ॥ तत्क्षिप्रंवध्यतामेषालोकःस्वस्थोभविष्यति ॥ राजोवाच ॥ चांडालाधिपतेतीव्रंव्रतंस्त्रीवधवर्जनम् ॥ ८० ॥ आजन्मतस्ततोयत्नंनकुर्यांस्त्रीवधेतव ॥ चांडालउवाच ॥ स्वामिकार्यविनादुष्टकिंकार्यंविद्यतेपरम् ॥ ८१ ॥ गृहीत्वावेतनंमेऽद्यकस्मात्कार्यंविलुम्पसि ॥ यःस्वामिवेतनंगृह्यस्वामिकार्यंविलुम्पति ॥ ८२ ॥ नरकान्निष्कृतिस्तस्यनास्तिकल्पायुतैरपि ॥ राजोवाच॥चांडालनाथमेदेहिप्राप्यमन्यत्सुदारुणम् ॥ ८३ ॥ स्वशत्रुंब्रूहितंक्षिप्रंघातयिष्याम्यसंशयम् ॥ घातयित्वातुतंशत्रुंतवदास्यामिमेदिनीम् ॥८४॥ देवदेवोरगैःसिद्धैर्गंधर्वैरपिसंयुतम् ॥ देवेंद्रमपिजेष्यामिनिहत्यनिशितैःशरैः ॥ ८५ ॥एतच्छ्रुत्वाततोवाक्यंहरिश्चंद्रस्यभूपतेः॥ चांडालःकुपितःप्राहवेपमानंमहीपतिम्॥८६॥

प्रभुका वेतन लेकर उसके कार्यमे हानि करता है ॥ ८२ ॥ वह अयुत कल्पमे भी नरकसे छुटकारा नहीं पासक्ता. राजाने कहा हे चांडालनाथ ! मुझको अत्यन्त दारुण अन्य किसी कार्यमें नियुक्त कीजिये, मैं सहजगेही उसको करदूँगा ॥ ८३ ॥ अथवा अदि आपका कोई शत्रु हो तो उसको वता दीजिये मैं अभी उसका संहार करूंगा इसमें संदेह नहीं । मैं उस शत्रुको संहार कर आपको यह पृथ्वी प्रदान करूंगा ॥८४॥ अधिक क्या देव, दानव, उरग, किन्नर, सिद्ध और गंधर्वोंके साथ यदि इन्द्रभी स्वयं सन्मुख हो तथापि शाणित वाणोंसे उनको मारकर पराजय करसक्ता हूं. परन्तु स्त्रीहत्या किसी प्रकारसे भी नहीं करसक्ता ॥८५॥ राजा हरिश्चन्द्रके यह वचन सुनकर चांडाल क्रोधसे कम्पितकलेवर हो महीपतिसे कहनेलगा । चांडाल बोला तुमने दास होकर जो किया वह दासके उपयुक्त नहीं

है. तू चांडालका दासत्व स्वीकार कर देवताओंकी समान वचन कहता है अतएव रे दास ! अब अधिक कहनेका प्रयोजन नहीं है, अब जो कहता हूं सो
सुनो ॥ ८६ ॥ ८७ ॥ रे निर्लज्ज ! तेरे हृदयमें यदि कुछ पापका भय हो तो चांडालके घर किसकारण दासत्व करनेको आता ॥ ८८ ॥ यह असि लेकर उस
का मस्तक छेदन कर यह बात कहकर चांडालने राजाको खड्ग प्रदान किया ॥ ८९ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां पंचविंशोऽ
ध्यायः ॥ २५ ॥ ॥ ॥ सूतजीने कहा इसके उपरान्त राजा हरिश्चन्द्र नीचेको मुख करके रानीसे कहने लगे कि, हे बाले ! मैं अत्यन्त पापिष्ठ हूं,
नहीं तो क्यों ऐसे हीन कार्यके करनेमें प्रवृत्त होता ? जो हो ! इस समय तू मेरे सन्मुख बैठ ॥ १ ॥ मेरे हाथ यदि तेरा संहार करनेमें समर्थ हों तो तेरा शिर

चांडालउवाच ॥ " नैतद्वाक्यंसुघटितंयद्वाक्यंदासकीर्तितम् ॥" चांडालदासतांकृत्वासुराणांभाषसेवचः ॥ दासकिंबहुनानूनंशृणुमेगदतोव
चः ॥ ८७ ॥ निर्लज्जतवचेदस्तिकिंचित्पापभयंहृदि ॥ किमर्थंदासतांयातश्चांडालस्यतुवेश्मनि ॥ ८८ ॥ गृहाणैनंततःखड्गमस्याश्छिन्धिशि
रोंबुजम् ॥ एवमुक्त्वाऽथचांडालोराज्ञेखड्गंन्यवेदयत् ॥ ८९ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणे०हरिश्चंद्रोपाख्यानेपंचविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥
सूतउवाच ॥ ततोऽथभूपतिःप्राहराज्ञींस्थित्वाह्यधोमुखः ॥ अत्रोपविश्यतांबालेपापस्यपुरतोमम ॥ १ ॥ शिरस्तेच्छेदयिष्यामिहंतुंशक्नोतिचे
त्करः ॥ एवमुक्त्वासमुद्यम्यखड्गंहंतुंगतोनृपः॥२॥नजानातिनृपःपत्नींसानजानातिभूपतिम्॥अब्रवीद्भृशदुःखार्तास्वमृत्युमभिकांक्षती॥ ३ ॥
स्युवाच ॥ चांडालशृणुमेवाक्यंकिंचित्त्वंयदि मन्यसे॥मृतस्तिष्ठतिमेपुत्रोनाऽतिदूरेबहिःपुरात् ॥४॥ तंदहामिहतंयावदानयित्वातवांतिकम्॥
तावत्प्रतीक्ष्यतांपश्चादसिनाघातयस्वमाम्॥५॥तेनाऽथबाढमित्युक्त्वाप्रेषिताबालकंप्रति॥साजगामाऽतिदुःखार्ताविलपंतीसुदारुणम् ॥ ६ ॥

छेदन करूंगा, राजा यह बात कहकर असि उठाय उसको मारनेके लिये अग्रेसर हुए ॥ २ ॥ राजा जिसप्रकार उसे अपनी स्त्री नहीं जानसके रानी भी उसी
प्रकार उनको हरिश्चन्द्र नरपति नहीं जानसकी इस कारण रानी शोकसे कातर हो अपनी मृत्युकी इच्छासे कहने लगी ॥ ३ ॥ स्त्री बोली हे चांडाल !
यदि तुम्हारी इच्छा हो तो मैं कुछ कहती हूं सो सुनो. मेरा पुत्र मरा हुआ यहांसे कुछेक दूर नगरप्रांतमें पड़ा है ॥ ४ ॥ उसको तुम्हारे निकट लाकर जब
तक उसका दाहादिकार्य न करूं तबतक तुम ठहरो, पश्चात् मुझको असिद्वारा निहत करना ॥ ५ ॥ राजाने कहा अच्छा यही हो यह बात कहकर उसको
उस मृतक बालकके निकट जानेकी आज्ञा दी, तब वह दुःखसे दारुण विलाप करती चली ॥ ६ ॥

नरेन्द्रकी भार्या सर्पके काटे बालकके समीप जा हा पुत्र ! हा वत्स ! हा शिशो ! इस प्रकार वारम्वार कहती ॥ ७ ॥ कृश विवर्ण मलीन वेष धारे धूसरित केश वाली श्मशानभूमिमें आ बालकको स्थापितकर वहां बैठी और बोली "हे राजन् ! अपने बालकको देखो ! जो अपने मित्रोंके साथ खेलता हुआ उपवनमें सर्प के काटनेसे मृत्युको प्राप्त हुआ है" ॥ ८ ॥ तब नरपति हरिश्चन्द्रने उस बालाकी इस प्रकार करुणायुक्त विलाप ध्वनिको सुनकर शवके समीप जा उसके मुख परका ढकाहुआ वस्त्र हटा दिया ॥ ९ ॥ दीर्घकाल प्रवासकष्टसे रानीकी मूर्ति बदलगई थी, इसकारण राजा हरिश्चन्द्र उस रोती हुई अपनी भार्याको नहीं पहँचानसके ॥ १० ॥ इधर राजा भी पहलेकी समान वह कुंचिताग्रकेशकलाप नहीं थे, इस समय वह जटामें परिणत हुए थे, इस कारण रानीभी राजाको नहीं पहँचान सकी ॥ ११ ॥ तब राजा पृथ्वीपर पडेहुए विषजर्जरित उस बालकके अंग प्रत्यंगमें सम्पूर्ण राजलक्षण देखकर चिन्ता करने लगे ॥ १२ ॥ उसका वदनमंडल पूर्ण चंद्रमाके समान अत्यन्त सुन्दर है कहीं भी विन्दुमात्र व्रण नहीं है. नासिका ऊंची, दोनों कपोल दर्पणके समान विमल और प्रशान्त है ॥ १३ ॥ केशकलाप नीलवर्ण टेढे दीर्घ और तरंगित है, दोनों नेत्र कमलदलकी समान खिले हुए दोनों ओष्ठ विम्बाफलके समान लोहितवर्ण ॥ १४ ॥ चौडी छाती कानों पर्यन्त दीर्घ नेत्र जानुतक लम्बी भुजा दोनों कंधे ऊंचे सुन्दर विशाल दोनो चरण सूक्ष्म अंगुली भूमण्डल धारण करनेमें समर्थ ॥ १५ ॥

भार्या तस्य नरेंद्रस्य सर्पदष्टं हि बालकम् ॥ हा पुत्र हा वत्स शिशो इत्येवं वदती मुहुः ॥ ७ ॥ कृशा विवर्णा मलिना पांसुध्वस्तशिरोरुहा ॥ श्मशानभूमिमागत्य बालं स्थाप्याऽविशद्भुवि ॥ ८ ॥ "राजन्नद्य स्वबालं तं पश्यसीह महीतले ॥ रममाणं स्वसखिभिर्दष्टं दुष्टाहिना मृतम् ॥ तस्या विलापशब्दं तमाकर्ण्य स नराधिपः ॥ शवसन्निधिमागत्य वस्त्रमस्याऽऽक्षिपत्तदा ॥ ९ ॥ तां तथा रुदतीं भार्यां नाभिजानाति भूमिपः ॥ चिरप्रवाससंतप्तां पुनर्जातामिवाऽबलाम् ॥ १० ॥ सापि तं चारुकेशांतं पुरो दृष्ट्वा जटालकम् ॥ नाऽभ्यजानान्नृपवरं शुष्कवृक्षत्वचोपमम् ॥ ११ ॥ भूमौ निपतितं बालं दृष्ट्वाशीविषपीडितम् ॥ नरेंद्रलक्षणोपेतमचिंतयदसौ नृपः ॥ १२ ॥ अस्य पूर्णेन्दुवद्वक्त्रं शुभमुन्नसमव्रणम् ॥ दर्पणप्रतिमोत्तुंगकपोलयुगशोभितम् ॥ १३ ॥ नीलान्केशान्कुंचिताग्रान्सान्द्रान्दीर्घांस्तरंगिणः ॥ राजीवसदृशे नेत्रे ओष्ठौ बिंबफलोपमौ ॥ १४ ॥ विशालवक्षा दीर्घाक्षो दीर्घबाहून्नतांसकः ॥ विशालपादो गंभीरः सूक्ष्मांगुल्यवनीधरः ॥ १५ ॥

मृणालकी समान कोमल चरण गंभीर नाभि उन्नत कंधे हैं. अहो कष्ट निश्चयही इसने किसी राजकुलमें जन्म ग्रहण किया है ॥ १६ ॥ अहो क्या कष्ट है दुरात्मा
कालने इसको इस दशामें प्राप्त किया. सूतजीने कहा फिर माताकी गोदीमें शयन करते हुए उस मृतक बालकको पहले मनकरके देखकर हरिश्चंद्रके मनमें पूर्व
स्मृतिका आविर्भाव हुआ तब वह अपना पुत्र जानकर हाय ! ताय ! शब्दसे रोदन करनेलगे नेत्रोंसे अश्रुधारा बहनेलगी और वह कहनेलगे कि हमारेही पुत्रकी
यह अवस्था हुई है ॥ १७ ॥ १८ ॥ यद्यपि पुत्र शोककालके वशीभूत हुआ है तथापि राजा हरिश्चंद्र क्षण काल मनमें विचारकर स्थिर रहे ॥ १९ ॥ अनन्तर
रानीने घोरदुःखके वेगसे कहा रानी बोली हा वत्स ! किस पापकी निन्दासे पुत्रको यह भयानक दुःख हुआ है ॥ २० ॥ उसके रुदनकी उपलब्धि नहीं कर
सकती हा नाथ ! हा राजन् ! मैं अत्यन्त दुःखसे कातर हुई हूं इस अवस्थामें पुत्रको छोड़कर ॥ २१ ॥ किसकारणसे किस स्थानमें गुप्तभावसे कालक्षेप करते

मृणालपादोगंभीरनाभिरुन्नतकंधरः ॥ अहोकष्टंनरेंद्रस्यकस्याप्ययंकुलेशिशुः ॥ १६ ॥ जातोनीतः कृतांतेनकालपाशाहतात्मना ॥ सूतउवा
च ॥ एवंदृष्ट्वाऽथतंबालंमातुरंकप्रशायिनम् ॥ १७॥ स्मृतिमभ्यागतोराजाहाहेत्यश्रूण्यपातयत् ॥ सोप्युवाचवत्सोमेदशामेतामुपागतः॥ १८॥
नीतोयदिचघोरेणकृतांतेनाऽऽत्मनोवशम् ॥ विचारयित्वाराजाऽसौहरिश्चंद्रस्तथास्थितः ॥ १९ ॥ ततोराज्ञीमहादुःखावेशादिदमभाष
त ॥ राज्युवाच ॥हावत्सकस्यपापस्यत्वपध्यानादिदंमहत् ॥ २० ॥दुःखमापतितंघोरंनद्रूपंनोपलभ्यते ॥ हानाथराजन्भवतामामपास्यसुदुः
खिताम् ॥ २१ ॥ कस्मिन्संस्थीयतेस्थानेविश्रब्धंकेनहेतुना ॥ राज्यनाशःसुहृत्त्यागोभार्यातनयविक्रयः ॥ २२ ॥ हरिश्चंद्रस्यराजर्षेःकिंवि
धातःकृतंत्वया ॥ इतितस्यावचःश्रुत्वाराजास्थानच्युतस्तदा ॥२३ ॥ प्रत्यभिज्ञायदेवींतांपुत्रंचनिधनंगतम् ॥ कष्टंममैवपत्नीयंबालकश्चाऽ
पिमेसुतः ॥ २४ ॥ज्ञात्वापपातसंतप्तोमूर्च्छामतिजगामह ॥ साचतंप्रत्यभिज्ञायतामवस्थामुपागतम् ॥ २५ ॥ मूर्च्छितानिपपातार्तानिश्चेष्टाध
रणीतले ॥ चेतनांप्राप्यराजेंद्रोराजपत्नीचतांसमम् ॥ २६ ॥

हो. हा विधाता ! तैंने राजर्षि राजा हरिश्चंद्रका राज्य नष्टकर सुहृद् त्याग और भार्या तथा पुत्रतकभी विकवा दिया ॥२२॥ उन्होंने तेरा ऐसा क्या अपकार
किया था तब राजा उसको इसप्रकार विलापध्वनिको सुनकर धैर्यच्युत होगये ॥ २३ ॥ और उस देवी तथा मृतक पुत्रको पहचानकर कहनेलगे कि, यही मेरी
स्त्री और यही मृतक बालक मेरा पुत्र है अहो ! क्या कष्ट है ॥ २४ ॥ इसप्रकार अत्यन्त शोकसे आक्रान्त और मूर्च्छित हो राजा पृथ्वीपर गिरपड़े. रानीनेभी
राजाकी ऐसी अवस्था देख ज्योंही राजा हरिश्चंद्रको पहँचाना ॥ २५ ॥ कि त्योंही मूर्च्छित और निश्चेष्ट हो धरणीपर गिरपड़ी कुछ कालोपरान्त फिर राजेन्द्र
और रानी दोनोंने एकसाथ चेतना प्राप्त की ॥ २६ ॥

फिर शोकसे अत्यन्त संतप्त और कातर हो विलाप करनेलगे.राजाने कहा हे वत्स ! तुम्हारा वह कुंचित अलक,सुशोभित सुकोमल मुखमंडल॥२७॥आज मलीन देखकर भी क्यो मेरा हृदय शतखंड होकर विदीर्ण नहीं होता ? हा रोहित तुम मधुरस्वरसे तात ! तात कहकर कब मेरे समीप आओगे ॥२८॥ मैं स्नेहवश हो गोदीमे लेकर हे वत्स ! कहकर कब पुकारूंगा, किसकी जानुलिप्त पिंगलवर्ण पृथ्वीकी रजसे मेरा दुपट्टा, उत्सङ्ग ( गोदी ) अंग और मलीन होगा, हे हृदयानन्द वर्धन ! मैने कुछभी पुत्रसुख नहीं देखा ॥२९॥३०॥ मैंने पिता होकरभी सामान्य वस्तुकी समान तुमको वेचा है,हीनदैवकी विडम्बनासे मेरा असीम राज्यबांधव और प्रभूत धन, यह सभी जातारहा, अन्तमे मेरा एकमात्र पुत्र था वहभी नृशंस कालके मुखमें पतितहुआ॥३१॥हाय! विषम सर्पके काटनेसे मृतक पुत्रका वदन

विलेपतुःसुसंतप्तौशोकभारेणपीडितौ ॥ राजोवाच ॥ हावत्ससुकुमारंतेवदनंकुंचितालकम् ॥ २७ ॥ पश्यतोमेमुखंदीनंहृदयंकिंनदीर्यते ॥ ताततातेतिमधुरंब्रुवाणंस्वयमागतम् ॥ २८ ॥ उपगुह्यकदावक्ष्येवत्सवत्सेतिसौहृदात् ॥ कस्यजानुप्रणीतेनपिंगेनक्षितिरेणुना ॥ २९ ॥ ममोत्तरीयमुत्संगंतथांगंमलमेष्यति ॥ नवाऽलंममसंभूतंमनोहृदयनंदन ॥ ३० ॥ " मयासिपितृमान्पित्राविक्रीतोयेनवस्तुवत् ॥ " गतंराज्यमशेषंमेसबांधवधनंमहत् ॥ " हीनदैवान्नृशंसेनदृष्टोमेतनयस्ततः ॥ " अहंमहाहिदष्टस्यपुत्रस्याऽऽननपंकजम् ॥ ३१ ॥ निरीक्षन्नद्यघोरेणविषेणाऽधिकृतोऽधुना ॥ एवमुक्त्वातमादायबालकंबाष्पगद्गदः ॥ ३२ ॥ परिष्वज्यचनिश्चेष्टोमूर्च्छयानिपपातह ॥ ततस्तंपतितंदृष्ट्वाशैव्याचैवमचिंतयत् ॥ ३३ ॥ अयंसपुरुषव्याघ्रःस्वरेणैवोपलक्ष्यते ॥ विद्वज्जनमनश्चंद्रोहरिश्चंद्रोनसंशयः ॥ ३४ ॥ तथाऽस्यनासिकातुंगातिलपुष्पोपमाशुभा ॥ दंताश्चमुकुलप्रख्याःख्यातकीर्तेर्महात्मनः ॥ ३५ ॥ श्मशानमागतःकस्माद्यद्येवंसनरेश्वरः ॥ विहायपुत्रशोकंसापश्यंतीपतितंपतिम् ॥ ३६ ॥ प्रहृष्टाविस्मितादीनाभर्तृपुत्रार्तिपीडिता ॥ वीक्षंतीसातदाऽपतन्मूर्च्छयाधरणीतले ॥ ३७ ॥

मंडल देखकर आज मैं घोर संताप विषसे दग्ध हुआ राजाने गद्गद स्वरसे यह बात कह ज्योंही उस बालकको गोदीमें लिया॥३२॥कि त्योंही मूर्छित हो पृथ्वीपर गिर पडे अनन्तर राजाको पडा हुआ देखकर शैव्या इस प्रकारसे चिन्ता करने लगी॥३३॥इनके कंठस्वरसे बोध होता है कि. यही पुरुष प्रवर विज्ञजनोंका चित्त प्रसन्न करनेवाले राजा हरिश्चन्द्र हैं ॥ ३४ ॥ उन विख्यातकीर्ति राजा हरिश्चन्द्रकी जैसी अनारकी समान दशन पंक्ति और नासिका ऊंची तथा तिलके फूल की समान सुकुमारथी इनकी भी वैसीही दिखाई देती है ॥ ३५ ॥ परन्तु यदि यही वह नरेश्वर राजा हरिश्चन्द्र है तो किसकारणसे श्मशानमें आये हैं इसप्रकार विचार पुत्रशोक त्यागकर ज्योंही पृथ्वीपर पडे हुए पतिको देखनेलगी॥३६॥त्योंही हर्ष विपाद और विस्मयने उसके हृदयको आक्रमण किया तब वह राजाको

देखते देखते मूर्च्छित होकर पृथ्वीपर गिर पडी॥ ३७॥फिर क्रमानुसार चैतन्यता प्राप्तकर कातर स्वरसे कहने लगी हा दैव! जो राजा एक समय अमरकी समान थे आज तैंनें उन नरपतिको राज्य नष्ट सुहृदत्याग भार्या और पुत्रपर्यन्त विकवाकर चांडालरूपमें परिणत किया है अतएव तुझको दया नहीं धर्म नहीं न्याय अन्याथका विचार नहीं और लज्जा भी नहीं है इस कारण तुझको धिक्कार है॥ ३८॥३९॥हे राजन्! आज कालने तुमको चांडाल बनाया है अब तुम्हारा वह छत्र वह सिंहासन॥ ४०॥वह चामर और वह दोनों विजय कहां गये? आज विधाताका यह क्या विपरीत कोप है,पहले इन महात्माके गमन कालमें राजालोग भृत्य स्वरूप होकर ॥४१॥अपने डुपट्टोंसे पृथ्वीकी धूली झाडते थे,आज वही राजा कपालोंसेव्याप्त शवसंस्कारको लायेहुए क्षुद्रकलशोंसे पूर्ण ॥४२॥ मृतकोंके गलेकी पुष्प

प्राप्यचेतश्शनकैःसागद्गदमभापत ॥ धिक्कांदेवत्वकरुणनिर्मर्यादजुगुप्सित ॥ ३८॥ येनायममरप्रख्योनीतोराजाश्वपाकताम् ॥ राज्यनाशंसुहृत्त्यागंभार्यातनयविक्रयम् ॥ ३९ ॥ प्रापयित्वापियेनाऽद्यचांडालोऽयंकृतोनृपः ॥ नाद्यपश्यामितेछत्रंसिंहासनमथाऽपिवा ॥ ४० ॥ चामरव्यजनेवाऽपिकोऽयंविधिविपर्ययः ॥ यस्याऽस्यव्रजतःपूर्वंराजानोभृत्यतांगताः ॥ ४१ ॥ स्वोत्तरीयैःप्रकुर्वंतिविरजस्कंमहीतलम् ॥ सोऽयंकपालसंलग्नेघटीपटनिरंतरे ॥ ४२ ॥ मृतनिर्माल्यसूत्रांतर्लग्नकेशसुदारुणे ॥ वसानिष्पंदसंशुष्कमहापटलमंडिते ॥ ४३ ॥ भस्मांगारार्धदग्धास्थिमज्जासंघट्टभीषणे॥गृध्रगोमायुनादार्तपुष्टक्षुद्रविहंगमे॥४४॥चिताधूमायतपटनीलीकृतदिगंतरे॥ कुणपास्वादनमुदासंप्रहृष्टनिशाचरे ॥ ४५ ॥ चरत्यमेध्येराजेंद्रःश्मशानेदुःखपीडितः ॥ एवमुक्त्वाऽथसंश्लिष्यकंठेराज्ञोनृपात्मजा ॥ ४६ ॥ कष्टंशोकसमाविष्टाविललापार्तयागिरा ॥ राजन्स्वप्नोऽथतथ्यंवायदेतन्मन्यतेभवान् ॥४७॥ तत्कथ्यतांमहाभागमनोवैमुह्यतेमम॥यद्येतदेवंधर्मज्ञनास्तिधर्मेसहायता ॥ ४८ ॥

मालाओंके डोरेमे बाल उलझनेसे भीषणवसाके निकलनेसे सूखे महापटलसे मंडित॥४३॥भस्मके अंगारोंसे आधे जले मुर्दोंकी अस्थि और मज्जाके संघट्टसे भयंकर गृध्र गोमायुओंके नादसे क्षुद्र पक्षियोंके पोषक॥ ४४॥चिताके धूमरूप पटसे आकाशको नीलवर्ण करनेवाले मांसके आस्वादमें प्रसन्न विचरणशील राक्षसोंसे व्याप्त ॥४५॥इस अपवित्र स्थानमें विचरण करते है, दुःखसे पीडित है,इसप्रकार कह रानी राजाके कंठमें लिपटगई॥ ४६॥और कष्ट शोकसे व्याकुल हो घोर विलाप करने लगी.हे राजन्! आप जो अपनेको चांडाल कहते हो यह स्वप्न है अथवा सत्य है॥ ४७॥ हे महाभाग! सो कहो मेरा मन मोहित होता है. हे धर्मज्ञ ! जो

ऐसा है तो धर्मने कुछ सहायता नहीं दी ॥४८॥ तथा ब्राह्मण देवता आदिके पूजनमे, सत्यपालनमें यदि ऐसीही सहायता प्राप्त होतौ सत्यकी रक्षा नहीं होसक्ती धर्मकी रक्षा न होनेसे सत्य आर्जव और अनृशंसताकी रक्षा नहीं होसक्ती॥४९॥आप परम धर्मात्मा होकर भी राज्यच्युत हुए.सूतजीने कहा शीर्णदेह शैव्याके ऐसे वचन सुनकर राजा दीर्घ और उष्ण श्वास छोडते हुए॥५०॥ जिस प्रकार श्वपचत्वको प्राप्त हुए थे, वाष्पकंठद्वारा स्त्रीसे विस्तारसहित वह वर्णन किया उस राजपत्नीने भी यह सुनकर अत्यन्त दुःखित मनसे उष्ण श्वास त्यागकर ॥ ५१ ॥ जिसप्रकार पुत्रकी मृत्यु हुई थी वह आद्योपान्त राजासे निवेदन किया यह सुनतेही राजा मूर्च्छित होकर पृथ्वीपर गिरपडे॥५२॥फिर क्रमानुसार चेतना प्राप्तकर जिह्वासे चाट बारंबार मृतक पुत्रका मुख चूमने लगे तब शैव्याने गद्गदस्वर हो राजा हरिश्चन्द्र से कहा॥५३॥इससमय मेरा मस्तक छेदन कर प्रभुकी आज्ञा पालन करो हे भूपते ! तो आप सत्यसे रक्षा पावेंगे और प्रभुकी आज्ञा भी उल्लंघन

तथैवविप्रदेवादिपूजनेसत्यपालने ॥ नास्तिधर्मःकुतःसत्यंनाऽऽर्जवंनाऽनृतांशता ॥ ४९ ॥ यत्रत्वंधर्मपरमःस्वराज्यादवरोपितः ॥ सूतउवाच ॥ इतितस्यावचःश्रुत्वानिःश्वस्योष्णंसगद्गदः ॥ ५० ॥कथयामासतन्वंग्यैयथाप्राप्तःश्वपाकताम् ॥ रुदित्वासातुसुचिरंनिःश्वस्योष्णंसुदुःखिता ॥ ५१ ॥ स्वपुत्रमरणंभीरुर्यथावत्तंन्यवेदयत् ॥ श्रुत्वाराजातथावाक्यंनिपपातमहीतले ॥ ५२ ॥ मृतपुत्रंसमानीयजिह्वयाविलिहन्मुहुः ॥ हरिश्चंद्रमथोप्राहशैब्यागद्गदयागिरा ॥ ५३ ॥ कुरुष्वस्वामिनःप्रेष्यंछेदयित्वाशिरोमम ॥ स्वामिद्रोहोनतेस्त्वत्रमाऽसत्योभवभूपते ॥ ५४ ॥माऽसत्यंतवराजेंद्रपरद्रोहस्तुपातकम् ॥ एतदाकर्ण्यराजातुपपातभुविमूर्च्छितः ॥ ५५ ॥ क्षणेनचेतनांप्राप्यविललापातिदुःखितः ॥ राजोवाच ॥ कथंप्रियेत्वयाप्रोक्तंवचनंत्वतिनिष्ठुरम् ॥ ५६ ॥ यदशक्यंभवेद्वक्तुंतत्कर्मक्रियतेकथम् ॥ पत्न्युवाच ॥ मयाचपूजितागौरीदेवाविप्रास्तथैवच ॥५७॥ भविष्यसिपतिस्त्वंमेह्यन्यस्मिञ्जन्मनिप्रभो ॥ श्रुत्वाराजातदावाक्यंनिपपातमहीतले ॥ ५८ ॥ मृतस्यपुत्रस्यतदाचुचुंबदुःखितोमुखम् ॥ राजोवाच ॥ प्रियेनरोचतेदीर्घकालंक्लेशंमयाऽशितुम् ॥ ५९ ॥

न होगी ॥५४॥हे राजेन्द्र ! विशेषकर इस परद्रोह जनित अथवा असत्यव्यवहारजनित पाप आपको स्पर्श नहीं करेगा.यह सुन राजा मूर्च्छित होकर पृथ्वीपर गिरपडे॥५५॥किन्तु क्षणमात्रमेंही चेतना प्राप्त कर अत्यन्त दुःखसे विलाप करने लगे राजाने कहा हे प्रिये ! तुम किसप्रकार ऐसे निष्ठुर वचन मुखसे निकालती हो॥५६॥जो मुखसे भी उच्चारण नहीं किया जासक्ता वह कार्य किसप्रकार करूंगा ? शैव्याने कहा हे विभो ! मैने गौरी देवीकी पूजा की है और अन्यान्यदेवता तथा ब्राह्मणोंकी भी पूजा की है ॥ ५७॥ अतएव उनकी कृपासे आप जन्मांतरमें भी मेरे पति होंगे, राजा यह बात सुकर तत्काल पृथ्वीपर गिरपडे ॥ ५८ ॥ और शीघ्र उठ तथा दुःखित हो मृतक पुत्रका मुख चूमने लगे राजाने कहा हे प्रिये मै अब दीर्घ कालतक क्लेश नहीं सहसकूंगा ॥ ५९ ॥

परन्तु हे कृशाङ्गी ! देखो मैं ऐसा हतभाग्य हूं कि अपने अंतःकरणके ऊपर भी मेरा कुछ आधिपत्य नहीं है, चांडालकी विना आज्ञा यदि अग्निमें प्रवेश करूं ॥६०॥तो जन्मान्तरमेंभी फिर मुझको चांडालका दासत्व प्राप्त होगा,फिर नरकमें जाकर दारुण क्लेश भोगना होगा॥६१॥ किन्तु वहभी मेरे पक्षमें श्रेष्ठ है,महा रौरवनरकमें जाकर बहुत कालतक असह्य नरकमें यन्त्रणा सहूं वह भी मुझको श्रेष्ठ है, दुःखसागरमें मग्न हो प्राणत्यागन करना श्रेष्ठ है ॥६२॥ परन्तु मेरा यह बालक पुत्रही वंशकी रक्षा करने वाला है. मेरे इस बलवान् पुत्रने दैवके विपाकवशसे प्राणत्यागन किया है,अतएव क्लेशसागरमें निमग्न हो जीवनधारणकी अपेक्षा प्राणत्यागनाही श्रेष्ठ है॥६३॥मेरा देह इस समय चांडालके अधीन है इसकारण इस दुर्गतिकी अवस्थामें किसप्रकार जीवन त्याग करूं, कारण कि उसकी विना

नात्मायत्तोऽहंतन्वंगिपश्यमेमंदभाग्यताम् ॥ चांडालेनाऽननुज्ञातःप्रवेक्ष्येज्वलनंयदि ॥ ६० ॥ चांडालदासतांयास्येपुनरप्यन्यजन्मनि ॥ नरकंचवरंप्राप्यखेदंप्राप्स्यामिदारुणम् ॥६१॥ तापंप्राप्स्यामिसंप्राप्यमहारौरवरौरवे ॥ मग्नस्यदुःखजलधौवरंप्राणैर्वियोजनम् ॥६२॥ एकोऽपिबालकोयोऽयमासीद्वंशकरःसुतः ॥ ममदैवानुयोगेनमृतःसोऽपिबलीयसा ॥ ६३ ॥ कथंप्राणान्विमुंचामिपरायत्तोऽस्मिदुर्गतः ॥ तथापिदुःखबाहुल्यात्त्यक्ष्यामितुनिजांतनुम् ॥ ६४ ॥ त्रैलोक्येनाऽस्तितद्दुःखंनाऽसिपत्रवनेतथा ॥ वैतरिण्यांकुतस्तद्वयादृशंपुत्रविप्लवे ॥ ६५ ॥ सोऽहंसुतशरीरेणदीप्यमानेहुताशने ॥ निपतिष्यामितन्वंगिक्षंतव्यंतन्ममाऽधुना ॥६६॥ नवक्तव्यंत्वयाकिंचिदतःकमललोचने ॥ ममवाक्यंचतन्वंगिनिबोधाऽऽहतमानसा ॥ ६७ ॥ अनुज्ञाताऽथगच्छत्वंविप्रवेश्मशुचिस्मिते ॥ यदिदत्तंयदिहुतंगुरवोयदितोषिताः ॥ ६८ ॥ संगमःपरलोकेमेनिजपुत्रेणचेत्त्वया ॥ इहलोकेकुतस्त्वेतद्भविष्यतिसमीप्सितम् ॥ ६९ ॥

आज्ञा प्राणत्याग करनेसे उसके ऋणसे नरक भोगना होगा तोभी अत्यन्त दुःखके कारण देह त्याग करूंगा॥६४॥पुत्रके वियोगसे जैसा दुःख उपस्थित हुआ है वैतरणी नदीके पार होनेसे अथवा असिपत्र वनसे भी ऐसा दुःख नहीं भोगना होगा.अधिक क्या त्रिलोकीमें भी ऐसा कोई दुःख नहीं है॥६५॥मैं इस समय पुत्रकी मृतक देहके साथ प्रज्वलित अग्निमें गिरूंगा॥६६॥अतएव हे कृशाङ्गि! तुम इसमें कुछ भी न कहना.हे शुचिस्मिते! सावधान हो तुम मेरे वचन मानो ॥६७॥ इस समय आज्ञा देता हूं कि तुम ब्राह्मणके घर जाओ यदि मैंने कभी धनदान अग्निमें आहुति प्रदान और गुरुजनोंको सन्तुष्ट किया हो॥६८॥तो परलोकमें पुत्र और

तुम्हारे साथ समागम होगा परन्तु इस लोकमें इस अभीष्टके प्राप्त होनेकी संभावना नहीं है॥ ६९ ॥ हे शुचिस्मिते! मैंने हास्यके मिष गुप्तभावसे यदि कोई अप्रामाणिक
बात कही हो तो मेरे प्रयाणकालके समय वह सम्पूर्ण क्षमा करना ॥ ७० ॥ हे शुभे । तुम अपनेको राजपत्नी जानकर ब्राह्मणका कभी तिरस्कार मत करना,
प्रभुको देवताकी समान जानकर यत्नसहित उनको संतुष्ट करना ॥ ७१ ॥ रानीने कहा हे राजर्षे । मैभी इस प्रज्वलित अग्निमें पतित हूंगी हे देव । मैं इस दुःख
का भार नहीं सहसक्ती अतएव आपके संग चलूंगी ॥ ७२ ॥ आपके संग गमन करना मुझको श्रेष्ठ है अतएव इसके अन्यथा नहीं होगा. हे मानद ! आपके
संगही स्वर्ग अथवा नरक भोगूंगी तब यह बात सुनकर राजाने कहा हे पतिव्रते । जो तुम्हारी इच्छा हो सो करो ॥ ७३ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे

यन्मयाहसताकिंचिद्वहसित्वांशुचिस्मिते ॥ अशेषमुक्तंतत्सर्वक्षंतव्यंममयास्यतः ॥ ७० ॥ राजपत्नीतिगर्वेणनाऽवज्ञेयःसमेद्विजः ॥ सर्वय
त्नेनतोष्यःस्यात्स्वामीदैवतवच्छुभे ॥ ७१ ॥ राज्ञ्युवाच ॥ अहमप्यत्रराजर्षेनिपतिष्येहुताशने ॥ दुःखभारासहादेवसहयास्यामिवैत्वया ॥
॥ ७२ ॥ त्वयासहममश्रेयोगमनंनाऽन्यथाभवेत् ॥ सहस्वर्गंचनरकंत्वयाभोक्ष्यामिमानद ॥ ७३ ॥ श्रुत्वाराजातदोवाचएवमस्तुपतिव्रते॥
इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेहरिश्चंद्रोपाख्यानेषड्विंशोऽध्यायः॥ २६ ॥ सूतउवाच ॥ ततःकृत्वाचितांराजाआरोप्यतनयंस्वकम्॥
भार्यासहितोराजाबद्धांजलिपुटस्तदा ॥ १ ॥ चिंतयन्परमेशानींशताक्षींजगदीश्वरीम् ॥ पंचकोशांतरगतांपुच्छब्रह्मस्वरूपिणीम् ॥ २ ॥
रक्तांबरपरीधानांकरुणारससागराम् ॥ नानायुधधरामंबांजगत्पालनतत्पराम् ॥ ३ ॥ तस्यचिंतयमानस्यसर्वेदेवाःसवासवाः ॥ धर्मंप्रमुखतः
कृत्वासमाजग्मुस्त्वरान्विताः ॥ ४ ॥ आगत्यसर्वेप्रोचुस्तेराजञ्छृणुमहाप्रभो ॥ अहंपितामहःसाक्षाद्धर्मश्चभगवान्स्वयम् ॥ ५ ॥

सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां षड्विंशोऽध्यायः ॥ २६ ॥ सूतजीने कहा फिर राजा हरिश्चन्द्रने चिता बनाय अपने पुत्रको उसके ऊपर रक्खा, उसके उपरान्त स्वयं
हाथ जोड भार्याके सहित ॥ १ ॥ जगदीश्वरी परमेशानीका ध्यान करनेलगे. वह शताक्षी जीवोंके अन्नमयादि पंचकोशके अन्तरमें विराजमान रहती है, वह
अन्नरसमय पुरुषोंके पुच्छस्थित ( आधारचक्रस्थित ) ब्रह्मस्वरूपिणी ॥ २ ॥ और करुणारसकी सागरस्वरूप है, वह लाल वस्त्र पहरकर अनेक प्रकारके आयुध
धारणकर जगत्की रक्षा करनेमें तत्पर रहती है ॥ ३ ॥ जब राजा इसप्रकार ध्यानमें निमग्न हुए तब इन्द्रादि सम्पूर्ण देवता धर्मको आगेकर शीघ्र हरिश्चन्द्रके
निकट आये ॥ ४ ॥ उन सबने आनकर कहा हे राजन् ! तुम सुनो ! मैं पितामह, स्वयं धर्म, भगवान् विष्णु ॥ ५ ॥

साध्यगण, विश्वेदेवगण, मरुद्गण, लोकपालगण, चारणगण, गंधर्वगण, रुद्रगण, दोनों अश्विनीकुमार अन्यान्य सम्पूर्ण देवतागण और विश्वामित्र स्वयं आये हैं, जो विश्वामित्र तीनों जगत् प्रदान करके भी धर्मानुसार मित्रता करनेकी इच्छा करते हैं ॥ ६ ॥ ७ ॥ इस समय वही विश्वामित्र तुम्हें अभीष्ट देनेको अत्यन्त अभिलाषी हुए हैं. धर्मने कहा हे राजन् ! ऐसे साहसिक कार्यमें उद्यत न होना मैं धर्म हूं ॥ ८ ॥ मैं तुम्हारी तितिक्षा ( सहनशीलता ) दम और सत्वादि गुणोंसे सन्तुष्ट हो तुम्हारे निकट आया हूं इन्द्रने कहा हे हरिश्चंद्र ! मैं भी तुम्हारे निकट उपस्थित हुआ हूं ॥ ९ ॥ अतएव तुम्हारे सौभाग्यकी सीमा नहीं तुमने भार्या और पुत्रके साथ इस समय सनातन लोकोंको जय किया है अब भार्या और पुत्रके साथ स्वर्गमें चलो॥ १०॥ हे राजन् जो मनुष्योंको हुआ है तुमने अपने

साध्याःसविश्वेमरुतोलोकपालाःसचारणाः ॥ नागाःसिद्धाःसगंधर्वारुद्राश्चैवतथाऽश्विनौ ॥ ६ ॥ एतेचाऽन्येऽथबहवोविश्वामित्रस्तथैवच ॥ विश्वत्रयेणयोमैत्रींकर्तुमिच्छतिधर्मतः ॥ ७ ॥ विश्वामित्रःसतेऽभीष्टमाहर्तुंसम्यगिच्छति ॥ धर्मउवाच ॥ माराजन्साहसंकार्षीर्धर्मोऽहंत्वामुपागतः ॥ ८ ॥ तितिक्षादमसत्त्वाद्यैस्त्वद्गुणैःपरितोषितः ॥ इंद्रउवाच ॥ हरिश्चन्द्रमहाभागप्राप्तःशक्रोऽस्मितेंतिकम् ॥ ९ ॥ त्वयाऽद्यभार्यापुत्रेणजितालोकास्सनातनाः ॥ आरोहत्रिदिवंराजन्भार्यापुत्रसमन्वितः ॥ १० ॥ सुदुष्प्रापंनरैरन्यैर्जितमात्मीयकर्मभिः ॥ सूतउवाच॥ ततोऽमृतमयंवर्षमपमृत्युविनाशनम् ॥ ११ ॥ इंद्रःप्रासृजदाकाशाच्चितामध्यगतेशिशौ ॥ पुष्पवृष्टिश्चमहतीदुंदुभिस्वनएवच ॥ १२ ॥ समुत्तस्थौमृतःपुत्रोराज्ञस्तस्यमहात्मनः ॥ सुकुमारतनुःस्वस्थःप्रसन्नःप्रीतमानसः ॥ १३ ॥ ततोराजाहरिश्चंद्रःपरिष्वज्यसुतंतदा ॥ सभार्यःस्वश्रियायुक्तोदिव्यमाल्यांबरावृतः ॥ १४ ॥ स्वस्थःसंपूर्णहृदयोमुदापरमयावृतः ॥ बभूवतत्क्षणादिंद्रोनृपंचैवमभाषत ॥ १५ ॥ सभार्यस्त्वंसपुत्रश्चस्वर्लोकंसद्गतिंपराम् ॥ समारोहमहाभागनिजानांकर्मणांफलम् ॥ १६ ॥ हरिश्चन्द्रउवाच॥ देवराजाननुज्ञातःस्वामिनाश्वपचेनहि ॥ अकृत्वानिष्कृतिंतस्यनारोक्ष्येवैसुरालयम् ॥ १७ ॥

कर्मफलसे उसको जीतलिया. सूतजीने कहा इसके उपरान्त अपमृत्युविनाशन अमृतकी वर्षा ॥ ११ ॥ इन्द्रने चितामें स्थित बालकके ऊपर की इसी समय आकाशमंडलसे पुष्पवृष्टि और दुन्दुभिध्वनि होनेलगी ॥ १२ ॥ इसी अवसरमें वह महानुभाव राजाका पुत्र चितासे उठ बैठा वह पहलेकी समान सुकुमार देह स्वस्थचित्त प्रसन्न और प्रीतमनवाला था ॥ १३ ॥ हरिश्चंद्रने तत्काल पुत्रको आलिंगन किया और इसी समय राजा तथा रानी दोनोंही पूर्वकी समान सौन्दर्य प्राप्त कर मनोहर वस्त्र और मालासे भूषित हुए ॥ १४ ॥ तब स्वास्थ्य और अभीष्ट प्राप्त होनेके कारण आनंदसे उनका हृदय पूर्ण होगया तब इन्द्रने नरपतिसे कहा ॥ १५ ॥ हे महाभाग ! तुम पुत्र और कलत्रके सहित अपने कर्मके फलसे स्वर्गमें चलो परमपवित्र सद्गति प्राप्त करो ॥ १६ ॥ हरिश्चंद्रने कहा देवराज ! श्वपच

मेरा प्रभु है इनसे छुटकारा न पाकर और उसकी आज्ञा न लेकर मै स्वर्गको नहीं जाऊंगा ॥ १७ ॥ धर्मने कहा तुम्हारा इस प्रकार भावी क्लेश जानकर मैंने अपनी मायासे स्वयं श्वपचरूप धारणकर तुमको यह चांडालपुरी दिखाई अधिक क्या मैंही यह चांडाल मैंही वह ब्राह्मण हूं, और मैंनेही काला सर्प होकर तुम्हारे पुत्रको डसा है ॥ १८ ॥ इन्द्रने कहा हे हरिश्चन्द्र । भूमंडलके सम्पूर्ण मनुष्य जिस स्थानका अधिकार करनेकी प्रार्थना करते हैं तुम स्वयं पुण्यके बलसे उस स्थानको चलो ॥ १९ ॥ हरिश्चन्द्रने कहा हे देवराज । मैं आपको प्रणाम करताहूं आप मेरा वचन श्रवण करके विचार कीजिये, कोसलनगरनिवासी सम्पूर्ण मनुष्य मेरे विरहरूपी शोकसागरमें निमग्न होरहे है ॥ २० ॥ इस समय उन शोकसंतप्त प्रजाको छोडकर किसप्रकार स्वर्गको चल सक्ता हूं भक्तोंके त्यागनसे नरक होता है ब्रह्महत्या सुरापान और गोवधकी ॥ २१ ॥ समान महापातक है. हे शक्र । जो भक्त सर्वदा सेवामें रत है उनको त्यागना अत्यन्त अनुचित है.

धर्मउवाच॥तवैवंभाविनंक्लेशमवगम्याऽऽत्ममायया ॥ आत्माश्वपाचतांनीतोदर्शिततच्चपक्कणम् ॥ १८ ॥ इंद्रउवाच ॥ प्राथ्यतेयत्परंस्थानं समस्तैर्मनुजैर्भुवि ॥ तदारोहहरिश्चंद्रस्थानंपुण्यकृतांनृणाम् ॥ १९ ॥ हरिश्चंद्रउवाच ॥ देवराजनमस्तुभ्यंवाक्यंचेदंनिबोधमे ॥ मच्छोकमग्नमनसःकोसलेनगरेनराः ॥ २० ॥ तिष्ठंतितानपास्यैवंकथंयास्याम्यहंदिवम् ॥ ब्रह्महत्यासुरापानंगोवधःस्त्रीवधस्तथा ॥ २१ ॥ तुल्यमेभिर्महत्पापंभक्तत्यागादुदाहृतम् ॥ भजंतंभक्तमत्याज्यंत्यजतःस्यात्कथंसुखम् ॥ २२ ॥ तैर्विनानप्रयास्यामितस्माच्छक्रदिवंव्रज ॥ यदितेसहिताःस्वर्गंमयायांतिसुरेश्वर ॥ २३ ॥ ततोहमपियास्यामिनरकंवापितैः सह ॥ इंद्रउवाच ॥ बहूनिपुण्यपापानितेषांभिन्नानिवैनृप ॥ २४ ॥ कथंसंघातभोज्यंत्वंभूपस्वर्गमभीप्ससि ॥ हरिश्चंद्रउवाच ॥ भुंक्तेशक्रनृपोराज्यंप्रभावात्प्रकृतेर्ध्रुवम् ॥ २५ ॥ यजतेचमहायज्ञैः कर्मपूर्तंकरोति च ॥ तच्चतेषांप्रभावेणमयासर्वमनुष्ठितम् ॥ २६ ॥

अतएव त्यागनेसे किसप्रकार सुख भोग सक्ताहूं ॥ २२ ॥ इस कारण उनको विनालिये मैं स्वर्गको नहीं जाऊंगा, आप स्वर्गको लौट जाइये. हे सुरेश्वर ! यदि वह मेरे संग जासकें ॥ २३ ॥ तो मैभी उनके संग स्वर्ग अथवा नरकमें जासक्ता हूं. इन्द्रने कहा हे नृपवर । उनमेंसे किसीका अधिक पाप किसीका अधिक पुण्य भिन्न भिन्न है ॥ २४ ॥ अतएव हे भूप! वह सम्पूर्ण एकही समय स्वर्गके भोगनेका किसप्रकार अधिकार रखते हैं । हरिश्चन्द्रने कहा हे वासव । पौरवर्गोंके प्रभावसे ही राजालोग राज्यभोग करते है ॥ २५ ॥ महायज्ञका अनुष्ठान और पूर्त्तकार्य ( वापीकूपादि ) सम्पादन करते है इसमे सन्देह नहीं है. मैंने भी इसी प्रकार प्रजाके प्रभावसे सम्पूर्ण धर्मकार्यका अनुष्ठान किया है ॥ २६ ॥

उस कारण जिन्होंने राजाको अयोध्यावासीने सम्पूर्ण द्रव्य दान किया है मैं स्वर्ग प्राप्त होनेकी इच्छासे उनको नहीं छोडूंगा. हे देवेश यदि उनका स्वर्गमें चलनेके अनुरूप पुण्य न हो तो जो कुछ मेरा पुण्य है ॥ २७ ॥ अर्थात् मैंने दानयज्ञ याग इत्यादि जो कुछ सत्कार्यका अनुष्ठान किया है वह उनका सब पुण्य स्वर्गभोगको [illegible] [illegible] अकेला उसका फल भोग तो बहुत समयतक भोगसक्ता हूं ॥ २८ ॥ परन्तु आपके प्रसादसे उनके संग उस कर्मका फल एकही दिनमें भोगलूं तो [illegible] मुझको परमप्रिय है. सूतजीने कहा "यही होगा" ऐसा कहकर त्रिभुवनेश्वर इन्द्र ॥ २९ ॥ गाधिनन्दन विश्वामित्र और धर्म प्रसन्न हो यौगनलसे उसी समय [illegible] अयोध्याको चलेगये वह मुहूर्त मात्रमें [illegible] [illegible] वैश्य और शूद्रयुक्त अयोध्यानगरीमें पहुँचे ॥ ३० ॥ और उनमेंसे देवराज इन्द्रने कहा कि नगर

उपकाराद्[illegible]नाहंस्वर्गलिप्सया ॥ [illegible] किंचिदस्तितुचेप्सितम् ॥ २७ ॥ दत्तमिष्टमथोजप्तंसामान्यंतैस्तदस्तुनः ॥ बहुकालोपभोग्यं[illegible]कपेगम् ॥ २८ ॥ [illegible]दिनमप्येकंतैःसहैतत्त्वत्प्रसादतः ॥ सूतउवाच ॥ एवंभविष्यतीत्युक्त्वाशक्रस्त्रिभुवनेश्वरः ॥२९॥ [illegible] गाधिजः ॥ गत्वाऽनुनगरंसर्वंचातुर्वर्ण्यसमाकुलम् ॥ ३० ॥ हरिश्चंद्रस्यनिकटेप्रोवाचविबुधाधिपः ॥ आगच्छंतु जनाःशीघ्रंस्वर्गलोकंसुदुर्लभम् ॥ ३१ ॥ धर्मप्रसादात्संप्राप्तंसर्वैर्युष्माभिरेवतु ॥ हरिश्चंद्रोऽपितान्सर्वाञ्जनान्नगरवासिनः ॥ ३२ ॥ प्राहराजा धर्मपरोदिवमारुह्यतामिति ॥ सूतउवाच ॥ तदिंद्रस्यवचःश्रुत्वाप्रीतास्तस्यचभूपतेः ॥ ३३ ॥ येसंसारेषुनिर्विण्णास्तेधुरंस्वसुतेषुवै ॥ कृत्वा प्रहृष्टमनसोदिवमारुरुहुर्जनाः ॥ ३४ ॥ विमानवरमारूढाःसर्वेभास्वरविग्रहाः ॥ तदासंभूतहर्षास्तेहरिश्चंद्रश्चपार्थिवः ॥३५॥ राज्येऽभिषिच्य तनयंरोहिताख्यंमहामनाः ॥ अयोध्याख्येपुरेरम्येहृष्टपुष्टजनान्विते ॥३६॥ तनयंसुहृदश्चापिप्रतिपूज्याभिनंद्यच ॥ पुण्येनलभ्यांविपुलांदेवादीनांसुदुर्लभाम् ॥ ३७ ॥

निवासी सम्पूर्ण मनुष्य शीघ्र राजा हरिश्चन्द्रके समीप आवें आज वह हरिश्चन्द्रके धर्मबलसे दुर्लभ स्वर्गलोकको प्राप्त हुये॥ ३१॥यह बात कहकर नागरिक मनुष्योंको हरिश्चन्द्रके समीप ले आये, तब उन धार्मिकप्रवर राजा हरिश्चन्द्रने भी नगरनिवासी मनुष्योंसे॥ ३२॥कहा तुम सम्पूर्णही मेरे साथ स्वर्गको चलो । सूतजीने कहा वह सुरपति और भूपतिके इस प्रकार वचन सुनकर अत्यन्त आनंदित हुए और उनमें जो संसारकी वासनासे विरत हुए थे वह अपने अपने पुत्रोंके ऊपर संसारिक भार डाल आनंदहृदयसे स्वर्गमें चलनेको उद्यत हुए॥ ३३॥ ३४॥तब प्रजा ज्योतिर्मय देहधारणकर श्रेष्ठ विमानपर चढ अत्यन्त आनंदित हुई तब महानुभाव महीपाल हरिश्चन्द्रने ॥ ३५ ॥ अपने पुत्र रोहिताश्वको राज्यपर अभिषिक्तकर हृष्टपुष्ट मनुष्योंसे पूर्ण रमणीय अयोध्यानगरी कर ॥ ३६ ॥ सुहृद् मंत्री और पुत्रका

सत्कार और अभिनंदन कर पुण्यसे प्राप्त हुई देवादिकोंको दुर्लभ॥ ३७॥अपने पुण्यप्रभावसे प्राप्त विपुलकीर्ति लाभकर किंकिणीजालमंडित अतुल कामगामी सुशोभित देवदुर्लभ विमानपर विराजमान हुए॥ ३८॥फिर सर्व शास्त्रके जाननेवाले दैत्यगुरु महाभाग शुक्राचार्यने राजा हरिश्चंद्रको विमानमें देखकर तिससमय यह गाथा गाई ॥ ३९ ॥ शुक्र बोले, अहो तितिक्षाका क्या आश्चर्य माहात्म्य है ? दानका क्या महत्त्वफल है ! आज जिसके प्रभावसे राजा हरिश्चंद्रने महेन्द्रका सालोक्य प्राप्तकिया ॥ ४० ॥ सूतजीने कहा यह हरिश्चंद्रके सम्पूर्ण चरित्र आपसे वर्णन किये, यदि दुःखी मनुष्य इसको सुने तो सर्वदा सुख प्राप्त होता है, इसमें संदेह नहीं॥ ४१ ॥अधिक क्या इसके प्रभावसे स्वर्गाभिलाषी स्वर्ग पुत्राभिलाषी पुत्र, भार्याकी इच्छा करनेवाला भार्या,राज्य प्रार्थी मनुष्य राज्यपर्यन्त प्राप्त करसक्ताहै

संप्राप्यकीर्तिमतुलांविमानेसमहीपतिः ॥ आसांचक्रेकामगमेक्षुद्रघंटाविराजिते ॥ ३८ ॥ ततस्तर्हिसमालोक्यश्लोकमंत्रंतदाजगौ॥ दैत्याचार्योमहाभागःसर्वशास्त्रार्थतत्त्ववित् ॥३९॥ शुक्रउवाच ॥ अहोतितिक्षामाहात्म्यमहोदानफलंमहत् ॥ यदागतोहरिश्चंद्रोमहेंद्रस्यसलोकताम् ॥ ॥ ४० ॥ सूतउवाच ॥ एतत्तेसर्वमाख्यातंहरिश्चंद्रस्यचेष्टितम् ॥ यःशृणोतिचदुःखार्तःससुखंलभतेऽन्वहम् ॥ ४१ ॥ स्वर्गार्थीप्राप्नुयात्स्वर्गं सुतार्थीसुतमाप्नुयात् ॥ भार्यार्थीप्राप्नुयाद्भार्यांराज्यार्थीराज्यमाप्नुयात् ॥ ४२ ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधेहरिश्चंद्रोपाख्याने सप्तविंशोऽध्यायः ॥ २७ ॥ जनमेजयउवाच ॥ विचित्रमिदमाख्यानंहरिश्चंद्रस्यकीर्तितम् ॥ शताक्षीपादभक्तस्यराजर्षेर्धार्मिकस्यच ॥ १ ॥ शताक्षीसाकुतोजातादेवीभगवतीशिवा ॥ तत्कारणंवदमुनेसार्थकंजन्ममेकुरु ॥ २ ॥ कोहिदेव्यागुणाञ्छृण्वंस्तृप्तिंयास्यतिशुद्धधीः॥ पदेपदेऽश्वमेधस्यफलमक्षय्यमश्नुते ॥३॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिशताक्षीसंभवंशुभम् ॥ तवाऽवाच्यंनमेकिंचिद्देवीभक्तस्यविद्यते॥४॥

॥ ४२ ॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां सप्तविंशोऽध्यायः॥ २७॥जनमेजयने कहा हे ऋषिवर!शताक्षी देवीके चरणकमलोंके भक्त परमधार्मिक राजर्षि हरिश्चन्द्रका जो उपाख्यान कहा यह अत्यन्त विचित्र है ॥ १ ॥ वह शिवा रमणीय देवी भगवती किसकारणसे शताक्षी हुई ? हे मुने ! आप उसका कारण कहकर मेरा जन्म सफल कीजिये॥ २॥अकृतज्ञ मनुष्यही देवीके गुण सुनकर तृप्त होसकते है, परन्तु विमलबुद्धि मनुष्य उनके गुण सुनकर तृप्त नहीं होसक्के. अधिक क्या देवीके गुण वर्णित एक २ शब्द सुननेसे अश्वमेध यज्ञका श्रेष्ठ फल प्राप्त होता है इसमें सन्देह नहीं है ॥ ३ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! शताक्षी देवीका

पवित्र उत्पत्तिविषय कहता हूं तुम देवीके परमभक्त हो इसकारण तुमसे मेरा न कहने योग्य कुछ नहीं है ॥ ४ ॥ पूर्वकालके समय दुर्गमनामक अत्यन्त निष्ठुर एक महादानव था, उस रुरुपुत्र महाबलवान् दानवने हिरण्याक्षके वंशमे जन्म ग्रहण किया ॥ ५ ॥ उसने एक समय मनमें विचार किया कि, मुनिगण वेदविहित मंत्रसे होम करते हैं वह होमीय हव्य भक्षण कर देवतागण संतुष्ट होते है इससे वह बलगर्वित होकर वेदोक्त अस्त्र शस्त्रद्वारा हमको नष्ट करते है अतएव वेदही देवताओंका बल है इस कारण वेदके नष्ट होनेपरही देवता नष्ट होंगे इसमें संदेह नहीं. अतएव देवताओंका विनाश करनेके लिये वेदको नष्ट करना श्रेष्ठ है, इसके सिवाय अन्य उपाय कोई नहीं है ॥ ६ ॥ वेदकर्ताकी आराधनासेही यह कार्य सिद्ध होगा अतएव उनकीही आराधना करूंगा. इसप्रकार मनमें निश्चयकर तपस्या करनेको हिमालयमें चलागया. वह हृदयमें ब्रह्माजीका ध्यान करता हुआ काल व्यतीत करने लगा ॥ ७ ॥ वह हजारवर्षपर्यन्त कठोर तपस्याके अनुष्ठानमें रतरहा अतएव उसके तेजप्रभावसे सुरासुर इत्यादि सम्पूर्ण लोक संतप्त होगये ॥ ८ ॥ इसी समय भगवान् चतुरानन ब्रह्मा इनसे प्रसन्न हुए और हंसपर चढ उसको वर देनेके निमित्त आये ॥ ९ ॥ उस समाधिस्थित निमीलितनेत्र ( मुंदेनेत्र ) दानवसे चतुराननने स्वरूपसे कहा, तुम्हारा मंगल हो, इस समय तुम अभिलषित वरकी प्रार्थना करो ॥ १० ॥ अब मै तुम्हारी तपस्यासे संतुष्ट होकर वर देनेको आया हूं, वह ब्रह्माजीके इसप्रकार वचन सुन समाधि छोडकर उठा ॥ ११ ॥ आर उनकी यथाविधि पूजा करके कहा हे सुरेश्वर ! मुझको सम्पूर्णवेद प्रदान कीजिये. हे महेश्वर ! त्रिलोकीमें ब्राह्मण और देवताओंके पास जो सम्पूर्ण वेदमंत्र विद्यमान है ॥ १२ ॥ वह सम्पूर्ण वेदमंत्र मेरे पास विद्यमान रहै और जिससे देवतागण पराजित हों मुझको ऐसा बलप्रदान कीजिये ॥ १३ ॥

दुर्गमाख्योमहादैत्यःपूर्वंपरमदारुणः ॥ हिरण्याक्षान्वयेजातोरुरुपुत्रोमहाखलः ॥ ५ ॥ देवानांतुबलंवेदोनाशेतस्यसुराअपि ॥ नंक्ष्यंत्येवन संदेहोविधेयंतावदेवतत् ॥ ६ ॥ विमृश्यैतत्तपश्चर्यांगतःकर्तुंहिमालये ॥ ब्रह्माणंमनसाध्यात्वावायुभक्षोव्यतिष्ठत ॥ ७ ॥ सहस्रवर्षपर्यंतंचका रपरमंतपः ॥ तेजसातस्यलोकास्तुसंतप्ताःससुरासुराः ॥ ८ ॥ ततःप्रसन्नोभगवान्हंसारूढश्चतुर्मुखः॥ ययौतस्मैवरंदातुंप्रसन्नमुखपंकजः ॥९॥ समाधिस्थंमीलिताक्षंस्फुटमाहचतुर्मुखः॥ वरंवरयभद्रंतेयस्तेमनसिवर्तते ॥ १० ॥ तवाऽद्यतपसातुष्टोवरदेशोऽहमागतः ॥ श्रुत्वाब्रह्ममुखाद्वा णींव्युत्थितःससमाहितः ॥ ११ ॥ पूजयित्वावरंवव्रेवेदान्देहिसुरेश्वर ॥ त्रिषुलोकेषुयेमंत्राब्राह्मणेषुसुरेष्वपि ॥ १२ ॥ विद्यंतेतेतुसान्निध्येमम संतुमहेश्वर ॥ बलंचदेहियेनस्याद्देवानांचपराजयः ॥ १३ ॥

चतुर्वेदकर्ता परमेश्वर ब्रह्मा उसके इसप्रकार वचन सुन तथास्तु कहकर सत्यलोकको चलेगये ॥ १४ ॥ तबसे ही ब्राह्मणलोग सम्पूर्ण वेदोको भूलगये अतएव स्नान, संध्या, नित्य होम, श्राद्धयज्ञ और जप इत्यादि क्रिया सब लुप्त होगईं॥ १५॥ तिसकाल भूमंडलमें महा हाहाकार शब्द होनेलगा, ब्राह्मणलोग परस्पर कहनेलगे कि, यह कैसे हुआ यह कैसे हुआ ॥ १६॥ इस समय वेदोंका अभाव होनेसे अब हमको क्या करना चाहिये इस प्रकार भूलोकमें परमदारुण घोर अनर्थ उपस्थित होनेपर ॥ १७॥ देवतागण होमीय हविका भाग न पाकर क्रमशः दुर्बल हुए. इसी समय उस दानवने अमरावती नगरीको घेर लिया ॥ १८ ॥ अतएव देवतागण वज्रके समान कठिनदेह उस असुरके साथ संग्राम करनेमे असमर्थ हो दूसरे स्थानोंमें चले गये॥ १९॥ वह सुमरुपर्वतकी गुहा और पर्वतके दुर्गमप्रदेशका आश्रय लेकर

इति तस्यवचःश्रुत्वातथाऽस्त्वितिवचोवदन् ॥ जगामसत्यलोकंतुचतुर्वेदेश्वरःपरः ॥ १४ ॥ ततःप्रभृतिविप्रैस्तुविस्मृतावेदराशयः ॥ स्नानसंध्यानित्यहोमश्राद्धयज्ञजपादयः ॥ १५ ॥ विलुप्ताधरणीपृष्ठेहाहाकारोमहानभूत् ॥ किमिदंकिमिदंचेतिविप्राऊचुःपरस्परम् ॥ १६ ॥ वेदाभावात्तदस्माभिःकर्तव्यंकिमतःपरम् ॥ इतिभूमौमहानर्थेजातेपरमदारुणे ॥ १७ ॥ निर्जराःसजराजाताहविर्भागाद्यभावतः ॥ रुरोधसतदादैत्योनगरीममरावतीम् ॥१८॥ अशक्तास्तेनतेयोद्धुंवज्रदेहासुरेणच ॥ पलायनंतदाकृत्वानिर्गतानिर्जराःक्वचित् ॥ १९ ॥ निलयंगिरिदुर्गेषुरत्नसानुगुहासुच ॥ संस्थिताःपरमांशक्तिंध्यायंतस्तेपरांबिकाम्॥२०॥अग्नौहोमाद्यभावात्तुवृष्ट्यभावोऽप्यभून्नृप॥वृष्टेरभावेसंशुष्कंनिर्जलंचापिभूतलम् ॥ २१ ॥ कूपवापीतडागाश्चसरितःशुष्कतांगताः ॥ अनावृष्टिरियंराजन्नभूच्चशतवार्षिकी ॥ २२ ॥ मृताःप्रजाश्चबहुधागोमहिष्यादयस्तथा ॥ गृहेगृहेमनुष्याणामभवच्छवसंग्रहः ॥ २३ ॥ अनर्थेत्वेवमुद्भूतेब्राह्मणाःशांतचेतसः ॥ गत्वाहिमवतःपार्श्वेरिराधयिषवःशिवाम् ॥२४॥

परमशक्ति पराम्बिकाका ध्यान करनेलगे ॥ २० ॥ हे राजन् ! अग्निमें आहुति देनेसे वह सूर्यलोकमे आस्थित होकर वृष्टिमें परिणत होती है इसकारण होमकार्यके न होनेसे वृष्टिकाभी अत्यन्त अभाव होगया. वृष्टिके अभावसे भूमंडल शुष्क होकर किसी स्थानमें जलका लेशमात्र नहीं रहा॥ २१ ॥ अधिक क्या कूप, वापी, तडाग और सरिता सबही शुष्क होगये यह अनावृष्टि एक शत वर्ष कालपर्यन्त स्थिर रही थी ॥ २२ ॥ असंख्य प्रजा और अनेक गौ तथा महिष इत्यादि सम्पूर्ण मरगये, उन सम्पूर्ण मनुष्योके मृतकदेह प्रत्येक घरमें ढेरके ढेर पडे रहे उनका दाहादि कार्य करनेके लिये कोई मनुष्य नहीं मिला॥ २३ ॥ इसप्रकार अनर्थ उपस्थित होनेपर शान्तचित्त ब्राह्मणलोग शिवाकी आराधना करनेके लिये अभिलाषी होकर हिमालयके पार्श्वदेशमें चलेगये ॥ २४ ॥

वह तद्गतचित्त हो निराहार रहकर समाधि ध्यान और पूजाद्वारा प्रतिदिन देवीका स्तव करनेलगे अधिक क्या उनकीही शरणागत होकर उनका स्तव करनेमें प्रवृत्त हुए ॥ २५ ॥ हे महेशानि ! आप हमारे प्रति दया कीजिये. हे अम्बिके ! सम्पूर्ण अपराधसे अपराधी पामरजनोंके ऊपर ऐसा कोपकरना आपको श्लाघनीय नहीं है ॥ २६ ॥ अतएव हे देवेशि ! आप क्षमा कीजिये यदि हमारे पातकसे आपको क्रोध हुवा है तो उस विषयमें भी हमारा कुछ अपराध नहीं कारण कि, आपही अन्तर्यामि रूपसे सबके हृदयमें वासकरती हैं अतएव आपही जिसको जिसकार्यमें नियुक्तकरती हैं वही उसको करता है ॥ २७ ॥ जप पूजा और होमादिका अनुष्ठान करनेसे अन्यान्य देवतागण सन्तुष्टहोकर फलप्रदान करते हैं वेदमंत्रके अभावसे उनकीभी सम्भावना नहीं किन्तु आप बालकके प्रति माताकी समान स्मरण करते ही दयायुक्त होती हो अतएव आपके सिवाय इस प्रजाकी अन्यगति नहीं है. हे महेश्वरि ! आप जो इच्छा करैं वही करसक्ती हैं इसकारण आपसे वारंवार कहते हैं ॥ २८ ॥ हे अम्बिके ! जलके अतिरिक्त हमारा जीवन किसप्रकर रक्षित होसक्ता है ? अतएव हे महेशानि ! इस उपस्थित विषय संकटसे शीघ्र उद्धार कीजिये ॥ २९ ॥ हे महेश्वरि ! आप ही जगत्की जननी हैं इसकारण जगत्वासी मनुष्योंके प्रति प्रसन्न हूजिये आपही अनन्तकोटि ब्रह्माण्डकी एकमात्र अधीश्वरी है अतएव आपको वारंवार नमस्कार करते हैं ॥ ३० ॥ आपही कूटस्थ चैतन्यस्वरूप है सुतरां आपको नमस्कार करते हैं आपही चिद्घनस्वरूपिणी आद्या शक्ति है आपको वारंवार नमस्कार करते हैं। आपही वेदप्रतिपाद्य है आपको प्रणाम करते है आपही भुवनेश्वरी हैं. आपको वारंवार प्रणाम करते हैं ॥ ३१ ॥ सम्पूर्ण वेदवाक्य "यह नहीं यह नहीं" इस प्रकार नश्वर वस्तुके निषेधद्वारा जिनको प्रतिपादित करते हैं जो सम्पूर्ण जगत्की कारणस्वरूप हैं उन्हीं देवीको हम सर्वान्तः करणसे प्रणाम करते हैं ॥ ३२ ॥

समाधिध्यानपूजाभिर्देवींतुष्टुवुरन्वहम् ॥ निराहारास्तदासक्तास्तामेवशरणंययुः ॥ २५ ॥ दयांकुरुमहेशानिपामरेषुजनेषुहि ॥ सर्वापराधयुक्तेषुनैतच्छ्लाघ्यंतवांबिके ॥ २६ ॥ कोपंसंहरदेवेशिसर्वांतर्यामिरूपिणि ॥ त्वयायथाप्रेर्यतेयंकरोतिसतथाजनः ॥ २७ ॥ नाऽन्यागतिर्जनस्याऽस्यकिंपश्यसिपुनःपुनः ॥ यथेच्छसितथाकर्तुंसमर्थासिमहेश्वरि ॥२८॥ समुद्धरमहेशानिसंकटात्परमोत्थितात् ॥ जीवनेनविनाऽस्माकंकथंस्यात्स्थितिरंबिके ॥ २९ ॥ प्रसीदत्वंमहेशानिप्रसीदजगदंबिके ॥ अनंतकोटिब्रह्मांडनायिकेतेनमोनमः ॥३०॥ नमःकूटस्थरूपायैचिद्रूपायैनमोनमः ॥ नमोवेदांतवेद्यायैभुवनेश्यैनमोनमः ॥३१॥ नेतिनेतीतिवाक्यैर्याबोध्यतेसकलागमैः॥तांसर्वकारणांदेवींसर्वभावेनसन्नताः ॥३२॥

जब उन ब्राह्मणोंने महेश्वरी पार्वतीका इसप्रकार स्तव किया तब देवी भुवनेश्वरीने अपने शरीरमे असंख्यनेत्र प्रगट कर अपनी मूर्ति दिखाई ॥ ३३ ॥ उनका वर्ण अञ्जनके ढेरकी समान नीला नेत्र नीलकमलके समान और चौडे दोनो स्तन कठिन समान भावसे ऊँचे और गोलाकार स्तन स्थूल परस्पर संलग्न परस्पर मिले हुए ॥ ३४ ॥ और चार उनकी भुजा दक्षिण हाथके ऊपर हाथमें कमल-वाम हाथके ऊपर हाथमें महाधनु, नीचेके हाथमें क्षुधा, तृषा और ज्वरनाशक सीमारहित रसयुक्त शाक फल पुष्प और मूल सन्निविष्ट सम्पूर्ण सौभाग्यकी सारस्वरूप लावण्यमय ॥ ३५॥३६ ॥ करोड सूर्यके समान ज्योतिर्मय और करुणा रसकी सागर उन जगद्धात्रीने इसप्रकार रूप दिखाकर नेत्रोंसे असंख्य ॥ ३७ ॥ जलधारा छोडी. उस लोचनसमुद्भूत जलसे सम्पूर्ण लोकोंमें नवरात्रि पर्यन्त

इतिसंप्रार्थितादेवीभुवनेशीमहेश्वरी ॥ अनंताक्षिमयंरूपंदर्शयामासपार्वती ॥३३॥ नीलांजनसमप्रख्यंनीलपद्मायतेक्षणम् ॥ सुकर्कशसमोत्तुंगवृत्तपीनघनस्तनम् ॥ ३४ ॥ बाणमुष्टिचकमलंपुष्पपल्लवमूलकान् ॥ शाकादीन्फलसंयुक्तानानंतरससंयुतान्॥३५॥ क्षुत्तृड्जरापहान्हस्तैर्बिभ्रतीचमहाधनुः॥सर्वसौंदर्यसारंतद्रूपंलावण्यशोभितम् ॥३६॥ कोटिसूर्यप्रतीकाशंकरुणारससागरम् ॥ दर्शयित्वाजगद्धात्रीसानंतनयनोद्भवा ॥ ३७ ॥ मोचयामासलोकेषुवारिधाराःसहस्रशः ॥ नवरात्रंमहावृष्टिरभून्नेत्रोद्भवैर्जलैः ॥ ३८ ॥ दुःखितान्वीक्ष्यसकलान्नेत्राश्रूणिविमुञ्चती ॥ तर्पितास्तेनतेलोकाओषध्यःसकलाअपि ॥ ३९ ॥ नदीनदप्रवाहास्तैर्जलैःसमभवन्नृप ॥ निलीयसंस्थिताःपूर्वंसुरास्तेनिर्गताबहिः ॥ ४० ॥ मिलित्वाससुराविप्रादेवींसमभितुष्टुवुः ॥ नमोवेदांतवेद्यैतेनमोब्रह्मस्वरूपिणि ॥ ४१ ॥ स्वमाययासर्वजगद्विधात्र्यैतेनमोनमः ॥ भक्तकल्पद्रुमेदेविभक्तार्थंदेहधारिणि ॥ ४२ ॥

महावृष्टि हुई॥ ३८॥वह सम्पूर्ण लोकोका दुःख देखकर करुणावश नेत्रोंसे बराबर अश्रु वर्षण करनेलगीं सुतरां उस जलसे सम्पूर्ण लोक और समस्त औषधि तृप्त हुईं ॥३९॥ अधिक क्या उस जलसमूह द्वारा सम्पूर्ण नद और नदियें बहने लगीं. हे राजन् ! जो देवतालोग गुहामे छिप रहे थे वह सभी निकले ॥४०॥फिर ब्राह्मण-लोग देवताओंके सहित मिलित होकर देवीका स्तव करनेलगे आप वेदान्तद्वारा जानी जाती हैं ब्रह्मस्वरूपिणी हो अतएव आपको वारंवार नमस्कार करते हैं ॥ ॥४१ ॥ आपही अपनी मायाद्वारा समस्त जगत्का विधान करती हैं अतएव आपको वारंवार नमस्कार करते हैं.हे देवि ! आप कल्पद्रुमकी समान

भक्तोंको अभीष्टप्रदान करती है इसीकारण आपने भक्तोंकी मनोवाञ्छा पूर्ण करनेके लिये देह धारण किया है ॥४२ ॥ हे भुवनेश्वरि ! आप सदा तृप्त रहती है
सुतरां आपकी तुलना नहीं है अतएव आपको हम प्रणाम करते है हे देवि!हमारी शान्तिके लियेही आपने अतुल असंख्यनेत्र धारण किये हैं॥४३॥अतएव आपसे
अब ही शताक्षी नामसे अभिहित होंगी. हे मातः ! हे अम्बिके ! हम क्षुधासे अत्यन्त कातर है सुतरां हमारी स्तव करनेकी सामर्थ्य नहीं है ॥४४॥ अतएव हे
महेशानि!आप हमारे प्रति दया प्रकाश करके सम्पूर्ण वेदोंका उद्धार कीजिये. व्यासजीने कहा हे महाराज ! देवता और ब्राह्मणोंके इसप्रकार वचन सुनकर शिवा
ने अपने करस्थित शाक ॥ ४५ ॥ स्वादिष्ठ फल और मूलादि भक्षण करनेके लिये उनको अर्पण किये ॥४६॥ उन्होंने प्रार्थित होकर जबतक नवीन अन्न
उत्पन्न न हुआ तबतक मनुष्य भोज्य असीम रसयुक्त अनेक प्रकारका अन्न मनुष्योंको और पशुभोज्य तृणादि पशुओंको प्रदान किया. हे राजन् ! उसी दिनसे

नित्यतृप्तेनिरुपमेभुवनेश्वरितेनमः ॥ अस्मच्छांत्यर्थमतुलंलोचनानांसहस्रकम् ॥ ४३ ॥ त्वयायतोधृतंदेविशताक्षीत्वंततोभव ॥ क्षुधयापीडि
तामातःस्तोतुंशक्तिर्नचाऽस्तिनः ॥४४॥ कृपांकुरुमहेशानिवेदानप्याहरांबिके॥व्यासउवाच ॥ इतितेषांवचःश्रुत्वाशाकान्स्वकरसंस्थितान् ॥
॥४५॥स्वादूनिफलमूलानिभक्षणार्थंददौशिवा ॥ नानाविधानिचान्नानिपशुभोज्यानियानिच॥४६॥काम्यानंतरसैर्युक्तान्यानवीनोद्भवंददौ॥
शाकंभरीतिनामाऽपितद्दिनात्समभून्नृप ॥४७॥ ततःकोलाहलेजातेदूतवाक्येनबोधितः ॥ ससैन्यःसायुधोयोद्धुंदुर्गमाख्योसुरोययौ ॥४८ ॥
सहस्राक्षौहिणीयुक्तःशरान्मुचंस्त्वरान्वितः॥ रुरोधदेवसैन्यंतद्यद्देव्यग्रेस्थितंपुरा ॥४९॥ तथाविप्रगणंचैवरोधयामाससर्वतः॥ ततःकिलकिला
शब्दःसमभूद्देवमंडले ॥५०॥ त्राहित्राहीतिवाक्यानिप्रोचुःसर्वेद्विजामराः ॥ ततस्तेजोमयंचक्रंदेवानांपरितःशिवा ॥५१॥ चकाररक्षणार्थाय
स्वयंतस्माद्बहिःस्थिता ॥ ततःसमभवद्युद्धंदेव्यादैत्यस्यचोभयोः ॥ ५२ ॥

देवीका शाकम्भरी नाम हुआ ॥ ४७॥ जब इससे घोर कोलाहल हुआ तब दुर्गमनामक असुरने दूतके मुखसे यह सम्पूर्ण वृत्तान्त जान शस्त्रधारणपूर्वक सैन्य
के सहित युद्धयात्रा की ॥ ४८ ॥ उसने एक सहस्र अक्षौहिणी सेना ले शर छोडते छोडते शीघ्र जाय देवीके आगे स्थित उस देवसैन्य ॥ ४९ ॥ और ब्राह्म
णोंको चारों ओरसे घेर लिया यह देखकर देवताओंके मण्डलमें कोलाहलध्वनि होनेलगी ॥५०॥तब देवता और ब्राह्मण सभीने मिलकर कहा हे देवी! रक्षाकरो
रक्षाकरो ! तब शिवाने देव और ब्राह्मणोंकी रक्षाके लिये उनके चारोंओर तेजोमय चक्र उत्पन्नकिया ॥५१॥ और स्वयं उसके बाहर रहीं इसके उपरान्त देवी
और दानव दोनोंका घोर अद्भुत युद्ध आरम्भ हुआ ॥ ५२ ॥

निरन्तर शरवर्षणकी छटाओंसे सूर्यमण्डल ढकगया, इसलिये अन्धकारके कारण योधालोग लक्ष्यस्थिर न करसके. इसीसमय शरोंके परस्पर घिसनेसे अग्नि उत्पन्न होनेके कारण युद्धस्थल और भी प्रभामय होगया ॥५३॥ कठोर ज्या शब्दसे दिशाये मानो बहरी होगईं. इसीसमयमे देवीके शरीरसे शक्तियें निकलीं ॥५४॥ कालिका, तारिणी,षोडशी,त्रिपुरा,भैरवी,कमला,बगला,मातङ्गी,त्रिपुरसुन्दरी ॥५५॥ कामाक्षी,तुलजादेवी,जम्भिनी,मोहिनी,छिन्नमस्ता और अयुतबाहु, गुह्यकाली इत्यादि समस्त प्रधान शक्तिये देवीके शरीरसे निकलीं ॥५६॥ फिर बत्तीस शक्ति इसके उपरान्त,चौसठ शक्ति इसके पीछे असंख्य शक्ति शस्त्रसहित देवीके शरीरसे निकलीं ॥५७॥ परन्तु शक्तियोंके एक शत अक्षौहिणी सेना नष्टकरनेपर समरस्थलमें मृदङ्ग शंख वीणा इत्यादि वाद्यध्वनि होने लगी ॥५८ ॥ इसी अव

शरवर्षसमाच्छन्नसूर्यमंडलमद्भुतम् ॥ परस्परशरोद्धर्षसमुद्भूताग्निसुप्रभम् ॥ ५३ ॥ कठोरज्याटणत्कारबधिरीकृतदिक्तटम् ॥ ततोदेवीशरीरात्तुनिर्गतास्तीव्रशक्तयः ॥ ५४ ॥ कालिकातारिणीबालात्रिपुराभैरवीरमा ॥ बगलाचैवमातंगीतथात्रिपुरसुंदरी ॥ ५५ ॥ कामाक्षीतुलजादेवीजंभिनीमोहिनीतथा ॥ छिन्नमस्तागुह्यकालीदशसाहस्रबाहुका ॥ ५६ ॥ द्वात्रिंशच्छक्तयश्चाऽन्याश्चतुष्षष्टिमिताःपराः ॥ असंख्यातास्ततोदेव्यःसमुद्भूतास्तुसायुधाः ॥ ५७ ॥ मृदंगशंखवीणादिनादितंसंगरस्थलम् ॥ शक्तिभिर्दैत्यसैन्येतुनाशितेऽक्षौहिणीशते ॥५८॥ अग्रेसरःसमभवद्दुर्गमोवाहिनीपतिः ॥ शक्तिभिःसहयुद्धंचचकारप्रथमंरिपुः ॥ ५९॥ महद्युद्धंसमभवद्यत्राऽभूद्रक्तवाहिनी ॥ अक्षौहिण्यस्तुताःसर्वाविनष्टादशभिर्दिनैः ॥ ६० ॥ ततएकादशेप्राप्तेदिनेपरमदारुणे ॥ रक्तमाल्यांबरधरोरक्तगंधानुलेपनः ॥ ६१ ॥ कृत्वोत्सवंमहांतंतुयुद्धायरथसंस्थितः ॥ संरंभेणैवमहताशक्तीःसर्वाविजित्यच ॥ ६२ ॥ महादेवीरथाग्रेतुस्वरथंसंन्यवेशयत् ॥ ततोऽभवन्महद्युद्धंदेव्यादैत्यस्यचोभयोः ॥ ६३ ॥

सरमे वह सेनापति सुरशत्रु दुर्गम असुर सन्मुख उपस्थित होकर पथम शक्तियोंके सहित संग्राम करने लगा ॥५९॥ क्रमानुसार वह युद्ध ऐसा घोर होगया कि, दश दिनमेंही वह सम्पूर्ण अक्षौहिणी नष्ट होगई यही क्या मृतक योधाओंकी रुधिरधारासे रक्तकी नदियें बहने लगीं ॥ ६० ॥ फिर दारुण ग्यारहवां दिन उपस्थित होनेपर वह दानव कटिमें लालवस्त्र पहरे गलेमें रक्तमाल्य धारण और सर्वाङ्गमे लालचन्दन लेपनपूर्वक ॥६१॥ महामहोत्सवकर युद्धकेलिये रथपर चढा तब उसने अतीव ( परिश्रमसे ) समस्त शक्तियोंको जीतकर ॥ ६२ ॥ महादेवीके सन्मुख अपना रथ स्थापन किया, इसके उपरान्त देवी और दानव दोनोंका

दो पहरतक घोर युद्ध हुआ ॥ ६३ ॥ त्राससे लोकोंका हृदय कम्पित होने लगा इसी समय देवी जगदम्बिकाने अत्यन्त उग्र पंद्रहवाण छोडे ॥६४॥ चार शरसे उसके चारों वाहन, एक शरसे उसका सारथि, दो शरसे उसके दोनों नेत्र और दो शरसे उसकी दोनों भुजा, एक शरसे उसकी ध्वजा ॥६५॥ और पाँच शरसे उसका हृदय वींधडाला. तव उसने रुधिरको वमन करते करते परमेश्वरीके सन्मुखही प्राणत्याग किया॥६६॥इसीसमय उसके शरीरसे निकला हुआ तेज देवीके शरीरमें लीन होगया.उस महाबलवान् दानवके मारे जानेपर तीनों जगत्ने शान्ति भाव धारण किया ॥ ६७ ॥ फिर हारि हर ब्रह्मा और अन्यान्यदेवता भक्तिपूर्वक गद्गदवचनोंसे जगदम्बिकाका स्तव करनेमें प्रवृत्त हुए॥६८॥देवताओंने कहा हे शिवे!भ्रमरूप जगत्के परिवर्त्तनका आपही एकमात्र कारण है, सुतरां आपही प्राणीमात्रकी अधीश्वरी है ऐसा न होनेसे आप शाकादि द्वारा प्राणियोंका पालन क्यों करतीं?अतएव हे शतलोचने हम आपको वारंवार प्रणाम करते हैं ॥६९॥

प्रहरद्वयपर्यंतंहृदयत्रासकारकम् ॥ ततःपंचदशाऽत्युग्रबाणान्देवीमुमोचह ॥ ६४ ॥ चतुर्भिश्चतुरोवाहान्बाणेनैकेनसारथिम् ॥ द्वाभ्यांनेत्रे भुजौद्वाभ्यांध्वजमेकेनपत्रिणा ॥ ६५ ॥ पंचभिर्हृदयंतस्यविव्याधजगदंबिका ॥ ततोवमन्सरुधिरंममारपुरईशितुः ॥ ६६ ॥ तस्यतेजस्तुनिर्गत्यदेवीरूपेविवेशह ॥ हतेतस्मिन्महावीर्येशांतमासीज्जगत्रयम् ॥ ६७ ॥ ततोब्रह्मादयःसर्वेतुष्टुवुर्जगदंबिकाम् ॥ पुरस्कृत्यहरीशानौभक्त्या गद्गदयागिरा ॥ ६८ ॥ देवाऊचुः॥ जगद्भ्रमविवर्तैककारणेपरमेश्वरि ॥ नमःशाकंभरिशिवेनमस्तेशतलोचने ॥ ६९ ॥ सर्वोपनिषदुद्घुष्टे दुर्गमासुरनाशिनि ॥ नमोमायेश्वरिशिवेपंचकोशांतरस्थिते ॥ ७० ॥ चेतसानिर्विकल्पेनयांध्यायंतिमुनीश्वराः ॥ प्रणवार्थस्वरूपांतांभजामोभुवनेश्वरीम् ॥ ७१ ॥ अनंतकोटिब्रह्मांडजननींदिव्यविग्रहाम् ॥ ब्रह्मविष्णवादिजननींसर्वभावैर्नतावयम् ॥ ७२ ॥ कःकुर्यात्पामरान्दृष्ट्वा रोदनंसकलेश्वरः ॥ सदयांपरमेशानींशताक्षींमातरंविना ॥ ७३ ॥

हे शिवे ! समस्त उपनिषद् आपकी महिमा ( कथन ) करते हैं, अतएव आपही मायाकी अधीश्वरी होकर जीवोंके अन्नमयकोषमें विराजमान रहती हैं अतएव हे दुर्गमासुरनाशिनी!आपको नमस्कार करते हैं ॥७०॥ आपही प्रणवार्थ प्रतिपादित भुवनेश्वरी है सुतरां मुनीश्वर लोग निर्विकल्पचित्तसे आपकाही ध्यान करतेहैं अतएव हमभी आपकी भावना करते है ॥ ७१ ॥ आपही हमारे लिये समय समयमें दिव्यदेह धारण करती है वस्तुतः आपही अनन्त ब्रह्माण्डकी जननीहैं अधिक क्या ब्रह्मा हारि और हरकीभी उत्पन्नकरनेवाली हैं अतएव हम सर्वान्तःकरणसे आपको प्रणाम करते है ॥ ७२ ॥ आपही सबकी माता है इसकारण दयाके वशहो इन पामरजनोका दुःख देखकर आपही शतनेत्रोंसे रोदन करती है. किन्तु हे परमेशानि ! यदि कोई सम्पूर्णका ईश्वर हो तथापि आपके

अतिरिक्त और कोई रोदन नहीं करेगा ॥ ७३ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! ब्रह्मा विष्णु और हर इत्यादि देवताओंके इसप्रकार देवीका स्तव और अनेकप्रकार उत्तम द्रव्यद्वारा उनकी पूजा करनेपर वह तत्काल संतुष्ट हुईं ॥ ७४ ॥ तब देवीनें प्रसन्नहोकर सम्पूर्ण वेदोंको लायकर ब्राह्मणोंको समर्पण किये अन्तमें उन कोकिलके समान मधुर बोलनेवालीने उनसे विशेषकरके कहा ॥ ७५ ॥ वेदही मेरा उत्तम तनु है अतएव तुम विशेष यत्न सहित इनकी रक्षा करो, इनकी अपेक्षा श्रेष्ठतम अन्य कुछ नहीं है. क्योंकि कल्याणके लियेही मैंने तुमको यह उपदेश दिया है ॥ ७६ ॥ ७७ ॥ मेरे उत्तम माहात्म्यको सदा पाठकरना मैं इससे सन्तुष्ट होकर तुम्हारी सम्पूर्ण आपदायें नष्ट करूंगी ॥ ७८ ॥ दुर्गम असुरका संहार करनेसे मेरा दुर्गमा नाम हुआ है अतएव जो पुरुप मेरा दुर्गमा नाम

व्यासउवाच ॥ इतिस्तुतासुरैर्देवीब्रह्मविष्णवादिभिर्वरैः ॥ पूजिताविविधैर्द्रव्यैःसंतुष्टाऽभूच्चतत्क्षणे ॥ ७४ ॥ प्रसन्नासातदादेवीवेदानाहृत्यसा ददौ ॥ ब्राह्मणेभ्योविशेषेणप्रोवाचपिकभाषिणी॥७५॥ ममेयंतनुरुत्कृष्टापालनीयाविशेषतः ॥ ययाविनाऽनर्थएषजातोदृष्टोऽधुनैवहि॥७६॥ पूज्याऽहंसर्वदासेव्यायुष्माभिःसर्वदैवहि ॥ नाऽतःपरतरंकिंचित्कल्याणायोपदिश्यते ॥ ७७ ॥ पठनीयंममैतद्धिमाहात्म्यंसर्वदोत्तमम् ॥ तेन तुष्टाभविष्यामिहरिष्यामितथाऽऽपदः ॥ ७८ ॥ दुर्गमासुरहंत्रीत्वाद्दुर्गेतिममनामयः ॥ गृह्णातिचशताक्षीतिमायांभित्त्वाव्रजत्यसौ ॥ ७९ ॥ किमुक्तेनाऽत्रबहुनासारंवक्ष्यामितत्त्वतः ॥ संसेव्याऽहंसदादेवाःसर्वैरपिसुरासुरैः ॥ ८० ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वांतर्हितादेवीदेवानांचैवपश्यताम् ॥ संतोषंजनयंत्येवंसच्चिदानंदरूपिणी ॥८१॥ एतत्तेसर्वमाख्यातंरहस्यंपरमंमहत् ॥ गोपनीयंप्रयत्नेनसर्वकल्याणकारकम् ॥८२॥ यइमंशृणुयान्नित्यमध्यायंभक्तितत्परः॥सर्वान्कामानवाप्नोतिदेवीलोकेमहीयते॥८३॥इतिश्रीदेवीभागवतेम०सप्तमस्कंधेऽष्टाविंशोऽध्यायः॥२८॥

और शताक्षी नाम ग्रहण करेंगे वही मायाको दूरकर परमपद पासकेंगे ॥ ७९ ॥ अब अधिक कहनेका प्रयोजन नहीं है इस समय जो सार है वही कहती हूं, हे देवताओ ! सुर अथवा असुर सम्पूर्णही सदा मेरी सेवा करो ॥ ८० ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! वह सच्चिदानंदस्वरूपिणी देवी ऐसे वचनोंसे देवताओंका सन्तोष सम्पादन करके उनके सामनेही अंतर्धान होगई ॥ ८१ ॥ हे राजन् यह तो मैंने तुमसे अत्यन्त विस्तीर्ण परमरहस्य समस्तही वर्णन किया, किन्तु यह सम्पूर्णही कल्याणका आस्पद है अतएव इसको यत्न सहित गुप्त रक्खो ॥ ८२ ॥ जो मनुष्य भक्तिमें तत्पर होकर यह अध्याय नित्य श्रवण करता है वह सम्पूर्ण काम्यवस्तुओंको प्राप्त करके अन्तमें देवीके लोकमें पूजाको प्राप्त होता है॥ ८३ ॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायामष्टाविंशोऽध्यायः ॥ २८॥

भा० ॥

व्यासजीने कहा हे महाराज!यह तो देवीका माहात्म्य वर्णन किया इस समय शूर्यवंशीय और चन्द्रवंशीय धार्मिक राजाओंके पवित्र चरित्रका विषय यथाशक्ति वर्णन करता हूं॥ १ ॥इन सम्पूर्ण राजाओंमें ऐसा पराक्रम होनेका कारण यह है कि वह सभी परादेवीके परमभक्त थे अतएव शक्तिके प्रसादसेही उन्होंने ऐसा महत्व-प्राप्त किया था आप निश्चय जानिये कि पराशक्तिही उनके महत्वका मूल कारणहै॥ २ ॥उनका विक्रम वीर्य और ऐश्वर्य्य समस्तही पराशक्तिके अंशसे उत्पन्न हुआ है इसमें सन्देह नहीं॥ ३ ॥हे नरपाल ! यह सम्पूर्ण राजा और अन्यान्य राजा लोगोंने पराशक्तिके उपासक होकर ज्ञानरूप कुठारसे संसाररूपी वृक्षकी जड काटी है ॥ ४ ॥अतएव अत्यन्त यत्नसहित भलीभाँति देवी भुवनेश्वरीकी सेवा करनी चाहिये, धनकी इच्छा करनेवाले मनुष्य जिसप्रकार पलाल परालभूसी त्याग करते हैं इसी प्रकार भक्तोंको सम्पूर्ण वासना त्यागनी उचित है॥ ५ ॥हे नरनाथ!मैंने वेदरूप सागर मथकर पराशक्तिके चरणसरोजरूप रत्न प्राप्त किये है इसमें अत्यन्त कृत

व्यासउवाच ॥ इत्येवंसूर्यवंश्यानांराज्ञांचरितमुत्तमम् ॥ सोमवंशोद्भवानांचवर्णनीयंमयाकियत् ॥ १ ॥ पराशक्तिप्रसादेनमहत्त्वंप्रतिपेदिरे ॥ राजन्सुनिश्चितंविद्धिपराशक्तिप्रसादतः ॥ २ ॥ यद्यद्विभूतिमत्सत्त्वंश्रीमदूर्जितमेववा ॥ तत्तदेवावगच्छत्वंपराशक्त्यंशसंभवम् ॥ ३ ॥ एतेचाऽन्येचराजानःपराशक्तेरुपासकाः ॥ संसारतरुमूलस्यकुठाराअभवन्नृप ॥ ४ ॥ तस्मात्सर्वप्रयत्नेनसंसेव्याभुवनेश्वरी ॥ पलालमिवधान्यार्थीत्यजेदन्यमशेषतः ॥ ५ ॥ आमथ्यवेददुग्धाब्धिंप्राप्तंरत्नंमयानृप ॥ पराशक्तिपदांभोजंकृतकृत्योऽस्म्यहंततः ॥ ६ ॥ पंचब्रह्मासनारूढानाऽस्त्यन्याकाऽपिदेवता ॥ ततएवमहादेव्यापंचब्रह्मासनंकृतम् ॥ ७ ॥ पंचभ्यस्त्वधिकंवस्तुवेदेऽव्यक्तमितीर्यते ॥ यस्मिन्नोतंचप्रोतंचसैवश्रीभुवनेश्वरी ॥ ८ ॥ तामविज्ञायराजेंद्रनैवमुक्तोभवेन्नरः ॥ यदाचर्मवदाकाशंवेष्टयिष्यंतिमानवाः ॥ ९ ॥ तदाशिवामविज्ञायदुःखस्यांतोभविष्यति ॥ अतएवश्रुतौप्राहुःश्वेताश्वतरशाखिनः ॥ १० ॥

कृत्य हुआ हूं ॥ ६ ॥ ब्रह्मा विष्णु रुद्र और ईश्वर जिनके चारों कोणमे स्थित चार पादपस्वरूप हैं सदाशिव ब्रह्मादिक जिनके मस्तकस्थित फलक स्वरूप है उन श्रीदेवीके अतिरिक्त श्रेष्ठ देवता दूसरा कोई नहीं है इन अज्ञानी मनुष्योंको प्रतिपन्न ( ज्ञानप्रगट ) करनेके लियेही महादेवीने ब्रह्मा विष्णु रुद्र ईश्वर और शिवात्मक आसनकी कल्पना की है ॥ ७ ॥ ब्रह्मा विष्णु रुद्र ईश्वर और सदाशिव यह पृथ्वी जल अग्नि वायु और आकाश इन पञ्चभूतोंके अधिपतिहैं इन पञ्चमहाभूतोंकी उत्पत्ति जिनसे हुई है वेदमें उन वस्तुओंको व्यक्त अथवा अव्याकृत ( का प्रगट ) कहकर निर्देश किया है और उनमेंही सम्पूर्ण जगत् सूत्र ग्रथित मणियोंके समान ओत और प्रोतभावसे अधिष्ठित रहता है वही भुवनेश्वरी है ॥ ८ ॥ हे राजेन्द्र ! उन भुवनेश्वरीके स्वरूपको न जाननेसे मनुष्य कभी मुक्त नहीं होसक्ता ॥ जिस समय मनुष्य

आकाश कृष्णसार चर्मके समान वेष्टन करसके तो भुवनेश्वरीके स्वरूपको न जाननेसेभी उनके संसारक्लेश नाश होजायँगे. आकाशको वेष्टनकरना जिसप्रकार असम्भव है भुवनेश्वरीके ज्ञानके अतिरिक्त मुक्तिलाभभी इसीप्रकार असम्भव है अतएव भुवनेश्वरीके स्वरूपको जाननेमें यत्नकरना एकान्त उचित है ॥ भुवनेश्वरी का ध्यानही मोक्षका मूल है श्वेताश्वतर उपनिषद्में तत् शाखाध्यायी स्पष्ट कहते है कि "जो ध्यानयोगमें निरत हैं" वह उन देवीको सत्व रज तम इन तीनों गुणोसे आवृत और देवताओंकी स्वस्वशक्तिरूप कहकर देखते हैं ॥९॥१०॥११॥ अतएव जन्म सफल करनेके लिये लज्जासे हो भयसे हो अथवा प्रेमपूर्ण भक्तियोगसे हो यत्नसहित प्रथम सर्व संग त्याग करै इसके उपरान्त हृदयमें मन निरोधकर ॥ १२ ॥ देवीनिष्ठ हो सत्परायण होवे वेदान्तरूप डिण्डिम यह घोषण करती है जो व्यक्ति शयन गमन अथवा अवस्थान कालके समय ॥ १३ ॥ वा जिस किसी स्थलमेंही देवीका नाम कीर्तन करता है वह भवबन्धनसे

तेध्यानयोगानुगताअपश्यन्देवात्मशक्तिंस्वगुणैर्निगूढाम् ॥ ११ ॥ तस्मात्सर्वप्रयत्नेनजन्मसाफल्यहेतवे ॥ लज्जयावाभयेनाऽपिभक्त्यावाप्रेम
युक्तया ॥ सर्वसंगंपरित्यज्यमनोहृदिनिरुध्यच ॥ १२ ॥ तन्निष्ठस्तत्परोभूयादितिवेदान्तडिंडिमः॥ येनकेनमिषेणाऽपिस्वपंस्तिष्ठन्व्रजन्नपि ॥
॥ १३ ॥ कीर्तयेत्सततंदेवींसवैमुच्येतबंधनात् ॥ तस्मात्सर्वप्रयत्नेनभजराजन्महेश्वरीम् ॥ १४ ॥ विराड्रूपांसूत्ररूपांतथांतर्यामिरूपिणी
म् ॥ सोपानक्रमतःपूर्वंततःशुद्धेतुचेतसि ॥ १५ ॥ सच्चिदानंदलक्ष्यार्थरूपांतांब्रह्मरूपिणीम् ॥ आराधयपरांशक्तिंप्रपंचोल्लासवर्जिताम् ॥१६॥
तस्यांचित्तलयोयःसतस्याआराधनंस्मृतम् ॥ राजन्राज्ञांपराशक्तिभक्तानांचरितंमया ॥ १७ ॥ धार्मिकाणांसूर्यसोमवंशजानांमनस्विनाम् ॥
पावनंकीर्तिदंधर्मबुद्धिदंसद्गतिप्रदम् ॥ १८ ॥

मुक्त होता है इसमें सन्देह नहीं. हे राजन् ! आप सर्वप्रकार यत्न सहित महेश्वरीकी अर्चना कीजिये ॥ १४ ॥ जिसप्रकार मनुष्य क्रमानुसार ऊंची सीढीपर चढते हैं आप उन्हींके अनुसार महादेवीके विराट्रूप सूक्ष्मरूप और अन्तर्यामि रूपका ध्यान करके चित्तशुद्धि प्राप्त कीजिये फिर चित्तशुद्धि प्राप्त होनेपर ॥ १५ ॥ जो मायाके अतीत सचित और आनंदकी आधारस्वरूप हैं उन्हीं ब्रह्मरूपिणी पराशक्तिकी आराधना करो ॥ १६ ॥ पराशक्तिमें चित्तके लय करनेकाही नाम आराधना है इस कारण आप उन्हींमें चित्त लय कीजिये. हे राजेन्द्र ! मैंने पराशक्तिके भक्तोंके चरित्र तथा ॥ १७ ॥ सूर्य और चन्द्रवंशीय मनस्वी धार्मिक पराशक्तिके परमभक्त राजाओंके पवित्र चरित कीर्तन किये इनको श्रवण करनेसे मनुष्योंको

अतुलकीर्ति धर्म बुद्धि सद्गति और पुण्य प्राप्त होता है ॥ १८ ॥ इसके उपरान्त आप अन्य किस विषयके सुननेकी इच्छा करते हैं ? जनमेजयने कहा हे भगवन् ! पूर्वकालके समय जगज्जननी पराशक्तिने हरको गौरी, हरिको लक्ष्मी और हरिकी नाभिकमलसे उत्पन्न हुए ब्रह्माको सरस्वती प्रदान की इस समय सुनता हूं कि, गौरी हिमालय और दक्षकी भी कन्या हैं ॥ १९ ॥ २० ॥ और महालक्ष्मी क्षीरोदसागरकी कन्या हैं यह सम्पूर्णही मूल देवीसे उत्पन्न हुई है तो गौरी और लक्ष्मी किसप्रकार अन्यकी कन्या होसक्ती हैं ? ॥ २१ ॥ हे महामुने ! यह अत्यन्त असम्भव होनेसे मुझको संशय उपस्थित हुआ है हे भगवन् ! आप संशयछेदन करनेमें भलीभाँति समर्थ हैं अतएव ज्ञानरूप असिद्वारा मेरा यह उपस्थित संशय छेदन कीजिये ॥ २२ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! आपसे

कथितंपुण्यदंपश्चात्किमन्यच्छ्रोतुमिच्छसि ॥ जनमेजयउवाच ॥गौरीलक्ष्मीसरस्वत्योदत्ताःपूर्वंपरांबया ॥ १९ ॥ हरायहरयेतद्वन्नाभिपद्मोद्भवायच ॥ तुषाराद्रेश्चदक्षस्यगौरीकन्येतिविश्रुतम् ॥ २० ॥ क्षीरोदधेश्चकन्येतिमहालक्ष्मीरितिस्मृतम् ॥ मूलदेव्युद्भवानांचकथंकन्यात्वमन्ययोः ॥ २१ ॥ असंभाव्यमिदंभातिसंशयोऽत्रमहामुने ॥ छिंधिज्ञानासिनातंत्वंसंशयच्छेदतत्पर ॥ २२ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिरहस्यंपरमाद्भुतम् ॥ देवीभक्तस्यतेकिंचिदवाच्यंनहिविद्यते ॥ २३ ॥ देवीत्रयंयदादेवत्रयायादात्परांबिका ॥ तदाप्रभृतितेदेवाःसृष्टिकार्याणिचक्रिरे ॥ २४ ॥ कस्मिंश्चित्समयेराजन्दैत्याहालाहलाभिधाः ॥ महापराक्रमाजातास्त्रैलोक्यंतैर्जितंक्षणात् ॥ २५ ॥ ब्रह्मणोवरदानेनदर्पितारजताचलम् ॥ रुरुधुर्निजसेनाभिस्तथावैकुण्ठमेवच ॥ २६ ॥ कामारिःकैटभारिश्चयुद्धोद्योगंचचक्रतुः ॥ षष्टिवर्षसुहस्राणामभूद्युद्धंमहोत्कटम् ॥ २७ ॥

इस अद्भुत रहस्यका विषय कहता हूं श्रवण करो क्योकि , आप देवीके परमभक्त हैं सुतरां आपसे कुछ अवक्तव्य नहीं है ॥ २३ ॥ पराम्बिकाने जिससमय हर हरि और ब्रह्माको क्रमानुसार गौरी लक्ष्मी और सरस्वती प्रदान की है तबसेही हरादि तीनों देवता सृष्टिकार्यनिर्वाह करते हैं॥ २४ ॥हे राजन्! किसीसमय हलाहल नामक कितनेही दानवोंने जन्म ग्रहण किया कालक्रमसे उन्होंने अत्यन्त पराक्रान्तहोकर क्षणमात्रमेंही त्रैलोक्यको पराजय किया ॥ २५॥ अधिक क्या उन्होंने ब्रह्माके वरदानसे दर्पित होकर अपनी सेना ले कैलासपर्वत और वैकुण्ठधामपर्यन्त घेरलिया ॥ २६ ॥ यह देखकर महादेव और विष्णु दोनोंही युद्धका उद्योग करने

लगे क्रमानुसार दोनों दलोमे घोर संग्राम आरम्भ हुआ यही क्या साठ हजारवर्ष पर्यन्त अविश्रान्त युद्ध हुआ ॥ २७ ॥ किन्तु किसी दलकी जय पराजय नहीं हुई क्रमानुसार देव और दानवसैन्यमे घोर हाहाकार ध्वनि होनेलगी. इसी समय शिव और विष्णु यत्नसहित दानवोंको निपातित करने लगे ॥२८॥ हे राजन्! फिर शिव और विष्णु अपने अपने स्थानको चलेगये वास्तविक दानव उनकी निज शक्तिके प्रभावसे निहत हुए थे किन्तु शिव और विष्णु उन अपनी शक्ति गौरी और लक्ष्मीके निकट जाय गर्वित होकर कहने लगे कि, वह दानवलोग हमारे पराक्रमसेही निहत हुए है ॥२९॥ उनको अभिमानयुक्त जानकर गौरी और लक्ष्मीने विचारा कि, हमारे प्रभावसेही यह दानव विनष्ट हुए हैं किन्तु हमारे सन्मुखही अब अभिमान प्रकाश करते है यह जानकर कपटहास्य किया उनका इस प्रकार हास्य देखकर वह दोनो देवता ॥३०॥ अत्यन्त कुपित हुए किन्तु उनकी अनादि मायासे मोहित होकर दोनोंही परस्परको अभिमान पूर्वक कुत्सित

हाहाकारोमहानासीद्देवदानवसेनयोः ॥ महताऽथप्रयत्नेनताभ्यांतेदानवाहताः ॥ २८ ॥ स्वस्वस्थानेषुगत्वातावभिमानंचचक्रतुः ॥ स्वश
क्त्योर्निकटेराजन्यद्वशाद्देवतेहताः ॥ २९ ॥ अभिमानंतयोर्ज्ञात्वाच्छलहास्यंचचक्रतुः॥ महालक्ष्मीश्चगौरीचहास्यंदृष्ट्वातयोस्तुतौ ॥ ३० ॥
देवावतीवसंक्रुद्धौमोहितावादिमायया ॥ दुरुत्तरंचददतुरवमानपुरःसरम् ॥ ३१ ॥ ततस्तेदेवतेतस्मिन्क्षणेत्यक्त्वातुतौपुनः ॥ अंतर्हितेचाऽ
भवतांहाहाकारस्तदाह्यभूत् ॥ ३२ ॥ निस्तेजस्कौचनिःशक्तीविक्षिप्तौचविचेतनौ ॥ अवमानात्तयोःशक्त्योर्जातौहरिहरौतदा ॥ ३३ ॥
ब्रह्माचिंतातुरोजातःकिमेतत्समुपस्थितम् ॥ प्रधानौदेवतामध्येकथंकार्याक्षमावमू ॥ ३४ ॥ अकाण्डेकिंनिमित्तेनसंकटंसमुपस्थितम् ॥ प्रल
योभविताकिंवाजगतोऽस्यनिरागसः ॥ ३५ ॥ निमित्तंनैवजानेऽहंकथंकार्याप्रतिक्रिया ॥ इतिचिन्तातुरोऽत्यर्थंदध्यौमीलितलोचनः ॥३६॥

वचन कहने लगे ॥ ३१ ॥ उसी समय गौरी और लक्ष्मी शिव और विष्णुको त्यागकर अन्तर्धान होगई उनके अन्तर्धान होजानेपर सम्पूर्ण मनुष्य हाहाकार करने लगे ॥३२॥ दोनो शक्तियोके अपमानसे हरि और हर दोनोंही तेजहीन शक्तिहीन और चेतनारहित होकर विक्षिप्त होगये ॥३३॥ यह देखकर ब्रह्माजीने चिन्तासे व्याकुल हो विचार किया कि, हरि और हर दोनोंही देवताओंमें प्रधान हैं किन्तु यह जगत् कार्यमें असमर्थ क्यों हुए ? इस उपस्थित व्यापारका क्या कारण है ? ॥ ३४ ॥ किसलिये अकालमें यह संकट उपस्थित हुआ है ? कार्यके अभावसे निरपराध इस जगत्में क्या, प्रलय उपस्थित होगी ॥ ३५ ॥ इसका कारण कुछ नहीं जाना जाता अतएव किसप्रकार प्रतिकार करूंगा इसप्रकार चिन्तासे अत्यन्त कातर हो उसका कारण जाननेकी इच्छासे नेत्र मूँदकर ध्यानमें निमग्न हुए ॥ ३६ ॥

हे नृपोत्तम ! अनन्तर पद्मयोनि ब्रह्माजीने ध्यानसे जाना कि पराशक्तिके अत्यन्त कोपके प्रभावसे यह दुर्घटना उपस्थित हुई है ॥ ३७ ॥ तब वह उनके प्रति कारमे यत्न करने लगे, जबतक हरि और हर स्वस्थ न हुए तपोधन ब्रह्मा स्वीय शक्तिके प्रभावसे तबतक उनका पालन और संहार कार्य स्वयं निर्वाह करने लगे ॥ ३८ ॥ अनन्तर धर्मात्मा प्रजापतिने उनको सुस्थिर करनेकी इच्छासे अपनी सन्तान मनु और सनकादि ऋषियोंको शीघ्र बुलाया॥३९॥ जब उन्होंने आनकर प्रणाम किया तब तपोनिधि चतुरानन ब्रह्माजीने कहा मै इस समय अधिक कार्यमें आसक्त हूं अतएव तपस्याका अनुष्ठान नहीं करसक्ता ॥ ४० ॥ पराशक्तिके कोपसे हरि और हर विक्षिप्त हुए हैं सुतरां उन्हीं महाशक्तिके सन्तोपार्थ जगत्की सृष्टि संहार और पालन इन तीनों कार्योंका भार मैंनेही लिया है ॥ ४१ ॥ अतएव तुम अत्यन्त भक्तिसहित कठोर तपस्या करके उन पराशक्तिको सन्तुष्ट करो ॥ ४२ ॥ हे पुत्रगण ! जिससे हरि और हर पहलेकी समान

पराशक्तिप्रकोपात्तुजातमेतदितिस्मह ॥ जानंस्तदासावधानःपद्मजोभून्नृपोत्तम ॥ ३७ ॥ ततस्तयोश्चयत्कार्यंस्वयमेवाऽकरोत्तदा ॥ स्वशक्तेश्चप्रभावेणकियत्कालंतपोनिधिः ॥ ३८ ॥ ततस्तयोस्तुस्वस्त्यर्थंमन्वादीन्स्वसुतानथ ॥ आह्वयामासधर्मात्मासनकादींश्चसत्वरः॥ ३९ ॥ उवाचवचनंतेभ्यःसन्नतेभ्यस्तपोनिधिः ॥ कार्यासक्तोऽहमधुनातपःकर्तुंनचक्षमः ॥ ४० ॥ पराशक्तेस्तुतोषार्थंजगद्भारयुतोऽस्म्यहम् ॥ शिवविष्णूचविक्षिप्तौपराशक्तिप्रकोपतः ॥ ४१ ॥ तस्मात्तांपरमांशक्तिंयूयंसंतोपयंत्वथ ॥ अत्यद्भुतंतपःकृत्वाभक्त्यापरमयायुताः॥४२॥यथातौपूर्ववृत्तौचस्यातांशक्तियुतावपि ॥ तथाकुरुतमत्पुत्रायशोवृद्धिर्भवेद्ध्रुवः ॥४३॥ कुलेयस्यभवेज्जन्मतयोःशक्त्योस्तुतत्कुलम् ॥ पावयेज्जगतींसर्वांकृतंकृत्यंस्वयंभवेत् ॥४४॥ व्यासउवाच ॥ पितामहवचःश्रुत्वागताःसर्वेवनांतरे ॥ रिराधयिषवःसर्वेदक्षाद्याविमलांतराः ॥४५॥ इतिश्रीदे० म०स०एकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥२९॥ व्यासउवाच ॥ ततस्तेतुवनोद्देशेहिमाचलतटाश्रयाः ॥ मायाबीजजपासक्तास्तपश्चेरुःसमाहिताः ॥१॥

अवस्थाको प्राप्त होकर शक्तिके सहित मिलित हों तुम उसीके अनुसार कार्य करो इससे तुम्हारे यशकी वृद्धि होगी इसमें सन्देह नहीं ॥ ४३ ॥ परन्तु जिस कुलमें वह दोनों शक्तियें जन्म लेगी वह कुल सम्पूर्ण जगत्को पवित्र करेगा अधिक क्या वह व्यक्तिभी स्वयं कृतार्थ होगा ॥ ४४ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! विमलान्तःकरण दक्षादि मानसपुत्र पितामहके इस प्रकार वचन सुनकर उन पराशक्तिकी आराधना करनेकी इच्छासे वनको चले गये ॥ ४५ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायाम् एकोनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! हिमालय पर्वतकी तटभूमि अत्यन्त निर्जन स्थान है, सुतरां उन्होंने बनमें जाकर तपस्याके लिये उसी स्थानमें मन लगाया, वह समाहित चित्तसे मायाबीज भुवनेश्वरीका मंत्र जपते जपते उसी स्थानमे तपस्या करनेलगे ॥ १ ॥

हे राजन् ! परमाशक्तिका ध्यान करते करते एक लक्ष वर्ष व्यतीत होनेपर देवीने प्रसन्न होकर उसको दर्शन दिया ॥ २ ॥ उनकी मूर्ति त्रिनयना और सच्चिदानन्दरूपिणी है इस कारण वह करुणारससे परिपूर्ण हो एक हाथमें पाश और एक हाथमें अंकुश धारणकर भक्तोंको एक हाथसे अभय और एक हाथसे वर देती है ॥ ॥ ३ ॥ यह विमलस्वभाव मुनिगण जगज्जननीकी इसप्रकार मूर्ति देखकर उनका स्तव करनेलगे. हे देवि! आप पृथक्‌रूपसे समस्त स्थूलदेहोंमें विराजमान रहती हो अतएव आपको नमस्कार करते है. हे परमेश्वरि ! आपही पृथक्‌रूपसे सम्पूर्ण लिंगदेहोंमें वर्तमान रहती है अतएव आपको प्रणाम करते है ॥ ४ ॥ आपही समष्टिरूप समस्त लिंगदेहोंमें वास करती है तैजसरूप है अतएव आपको नमस्कार करते है जिसमें सम्पूर्ण लिंग देह ओतप्रोतभावसे अवस्थित रहते हैं ॥ ५ ॥ आपही

ध्यायतांपरमांशक्तिंलक्षवर्षाण्यभून्नृप ॥ ततःप्रसन्नादेवीसाप्रत्यक्षंदर्शनंददौ ॥ २ ॥ पाशांकुशवराभीतिचतुर्बाहुस्त्रिलोचना ॥ करुणारससंपूर्णासच्चिदानंदरूपिणी ॥ ३ ॥ दृष्ट्वातांसर्वजननींतुष्टुवुर्मुनयोऽमलाः ॥ नमस्तेविश्वरूपायैवैश्वानरसुमूर्तये ॥ ४ ॥ नमस्तैजसरूपायैसूत्रात्मवपुषेनमः ॥ यस्मिन्सर्वेलिंगदेहाओतप्रोताव्यवस्थिताः ॥ ५ ॥ नमःप्राज्ञस्वरूपायैनमोऽव्याकृतमूर्तये ॥ नमःप्रत्यक्स्वरूपायैनमस्तेब्रह्ममूर्तये ॥ ॥ ६ ॥ नमस्तेसर्वरूपायैसर्वलक्ष्यात्ममूर्तये ॥ इतिस्तुत्वाजगद्धात्रींभक्तिगद्गदयागिरा ॥७॥ प्रणेमुश्चरणांभोजंदक्षाद्यामुनयोऽमलाः ॥ ततःप्रसन्नासादेवीप्रोवाचपिकभाषिणी ॥ ८ ॥ वरंब्रूतमहाभागावरदाऽहंसदामता ॥ तस्यास्तुवचनंश्रुत्वाहरविष्णवोस्तनोःशमम् ॥ ९ ॥ तयोस्तच्छक्तिलाभंचवव्रिरेनृपसत्तम ॥ दक्षोऽथपुनरप्याहजन्मदेविकुलेमम ॥ १० ॥

पृथक्‌रूपसे उन सम्पूर्ण कारण देहोंमें विराजमान रहती हैं अतएव आपको नमस्कार करते हैं आपही समस्त जीवोंके अधिष्ठान भूत कूटस्थ ब्रह्मस्वरूप होकर सम्पूर्ण देहोंमें विराजमान रहती हैं अतएव आपको नमस्कार करते है॥ ६ ॥ आपही समस्तभूतोंकी लक्ष्यभूत आत्मस्वरूप है अतएव आपको वारंवार नमस्कार करते है, अमलस्वभाव दक्षादि मुनियोंने भक्तिपूर्वक गद्गदस्वरसे जगद्धात्रीका इस प्रकार स्तव कर॥ ७ ॥ उनके चरणकमलोंमें प्रणाम किया अनन्तर देवीने प्रसन्न होकर कोकिलके समान मधुर स्वरसे कहा॥ ८ ॥ हे महाभागगण ! मैं सर्वदाही वर देनेको प्रस्तुत हूं. अतएव तुम वरकी प्रार्थना करो. हे नृपसत्तम ! उन्होंने देवीके इसप्रकार वचन सुनकर प्रार्थना की कि, हरि और हर दोनोंही स्वास्थ्य लाभकर ॥ ९ ॥ अपनी अपनी शक्ति लक्ष्मी और गौरीको प्राप्त करें फिर दक्षने पुनर्वार कहा कि, हे देवी !

आपका जन्म मेरेही कुलमे हो ॥ १० ॥ हे अम्बे ! इससे मैं कृतार्थ हूंगा इसमें सन्देह नहीं. अतएव हे परमेशानि ! अपनी पूजा जप ध्यान और उसके उपयुक्त अनेक स्थानोंके ॥ ११ ॥ विषय आपही अपने मुखसे वर्णन कीजिये. देवीने कहा मेरीही शक्तिके अपमानसे उन हरि और हर दोनोंकी यह दशा हुईहै ॥ १२ ॥ अतएव अब ऐसा अपराध कभी न कर इससमय मेरी कृपाके लेशसे उनके शरीरको स्वास्थ्य प्राप्त होगा ॥ १३ ॥ और दोनों शक्तियोंमेंसे एक शक्ति तुम्हारे घर और अन्य शक्ति क्षीरोदसागरमे जन्म ग्रहण करेगी परन्तु मेरे उनको प्रेरण करनेपर हरि और हर अपनी अपनी शक्तिको प्राप्त होंगे ॥ १४ ॥ मायाबीजही मेरा मुख्य मंत्र है यह सदा मुझको प्रिय है सुतरां इस मंत्रसेही मेरा जप और पूजा करो तुम सन्मुख जिस मूर्तिको देखतेहो मेरी यही भुवनेश्वरी मूर्ति है अथवा मेरे विराट्रूप ॥ १५ ॥ किंवा

भवेत्त्वांबयेनाऽहंकृतकृत्योभवेइति ॥ जपंध्यानंतथापूजांस्थानानिविविधानिच ॥ ११ ॥ वदमेपरमेशानिस्वमुखेनैवकेवलम् ॥ देव्युवाच ॥
मच्छक्त्योरवमानाच्चजातावस्थातयोर्द्वयोः ॥ १२ ॥ नैतादृशःप्रकर्तव्योमेऽपराधःकदाचन ॥ अधुनामत्कृपालेशाच्छरीरेस्वस्थतातयोः ॥
॥ १३ ॥ भविष्यतिचतेशक्तीत्वद्गृहेक्षीरसागरे ॥ जनिष्यतस्तत्रताभ्यांप्राप्स्यतःप्रेरितेमया ॥ १४ ॥ मायाबीजंहिमंत्रोमेमुख्यःप्रियकरःसदा ॥
ध्यानंविराट्स्वरूपंमेऽथवात्वत्पुरतःस्थितम् ॥ १५ ॥ सच्चिदानंदरूपंवास्थानंसर्वंजगन्मम ॥ युष्माभिःसर्वदाचाऽहंपूज्याध्येयाचसर्वदा ॥
॥ १६ ॥ व्यासउवाच ॥ इत्युक्त्वांतर्दधेदेवीमणिद्वीपाधिवासिनी ॥ दक्षाद्यामुनयःसर्वेब्रह्माणंपुनराययुः ॥ १७ ॥ ब्रह्मणेसर्ववृत्तांतंकथयामा
सुरादरात् ॥ हरोहरिश्चस्वस्थौतौस्वस्वकार्यक्षमौनृप ॥ १८ ॥ जातौपरांबाकृपयागर्वेणरहितौतदा ॥ कदाचिदथकालेतुमहःशाक्तमवातरत्
॥ १९ ॥ दक्षगेहेमहाराजत्रैलोक्येप्युत्सवोऽभवत् ॥ देवाःप्रमुदिताःसर्वेपुष्पवृष्टिंचचक्रिरे ॥ २० ॥

मेरे सच्चिदानन्दरूपका ध्यान करो और सम्पूर्ण जगतही मेरा स्थान है अतएव समस्तस्थानोंमें मेरी पूजा और ध्यान सर्वदा करो ॥ १६ ॥ व्यासजीने कहा मणिद्वीपवासिनी भुवनेश्वरी देवी इसप्रकार उनके प्रश्नका उत्तर देकर अन्तर्धान होगईं. दक्ष इत्यादि सम्पूर्ण मुनियोंने फिर ब्रह्माके निकटजाकर ॥ १७ ॥ वह समस्त वृत्तान्त सम्भ्रमयुक्त हो उनसे निवेदन किया. हे नृपवर ! उस प्रकार हरि और हर दोनों गर्वरहित हो परमादेवीअम्बिकाकी कृपासे स्वस्थ होकर अपने अपने कार्य करनेमें समर्थ हुए थे ॥ १८ ॥ यह गर्वरहित हो महाशक्तिकी कृपासे स्वस्थ हुए। अनन्तर किसीसमय पराशक्तिकी परमतेजःस्वरूपिणी देवी भगवती ॥ १९ ॥ दक्षप्रजापतिके घर उत्पन्न

हुई. हे महाराज! उस समय त्रैलोक्यमें सर्वत्र महोत्सव होनेलगा सम्पूर्ण देवता लोग प्रमुदित हो प्रफुल्लितचित्तसे फूलोंकी वर्षा करनेलगे ॥ २० ॥ स्वर्गमें सुरदुन्दुभि सम्पूर्ण करांगुलियोंसे आहत होकर गम्भीर ध्वनि करनेलगीं तब विमलात्मा साधुओंके मन प्रसन्न हुए ॥ २१ ॥ और सूर्यकी प्रभा निर्मल होगई सम्पूर्ण सरित आनन्द में भर कर उछलतेहुए अपने मार्गमें वहनेलगे. जीवोंकी जन्ममृत्यु निवारणकारिणी देवी जगन्मङ्गलाके जन्म ग्रहण करनेपर सर्वत्र मंगलका सञ्चार हुआ ॥ २२ ॥ वह परब्रह्मस्वरूपिणीदेवी सत्यस्वरूपिणी होनेके कारण तत्त्वज्ञानी मुनियोंने उनका "सती" नाम रक्खा अनन्तर प्रजापतिदक्षने जो पूर्वमें महेश्वरकी शक्ति थीं उन्हें फिर देवादिदेव महादेवको प्रदान किया ॥ २३ ॥ वही दाक्षायणी देवी दक्षके अपराधसे प्रज्वलित अग्निमें दग्ध हुई थी. जनमेजयने कहा हे मुनिवर! आपने मुझको विषम अनर्थकर यह वचन सुनाया ॥ २४ ॥ ऐसी परम सद्रूप महत् वस्तु किसप्रकार अग्निमें दग्ध हुई जिनका नाम स्मरण करनेसे मनुष्योंका संसाररूप

नेदुर्दुंदुभयःस्वर्गेकरकोणाहतानृप ॥ मनांस्यासन्प्रसन्नानिसाधूनाममलात्मनाम् ॥ २१ ॥ सरितोमार्गवाहिन्यःसुप्रभोभूद्दिवाकरः ॥ मंगलायांतुजातायांजातंसर्वत्रमंगलम् ॥ २२ ॥ तस्यानामसतींचक्रेसत्यत्वात्परसंविदः ॥ ददौपुनःशिवायाऽथतस्यशक्तिस्तुयाभवत् ॥ २३ ॥ सापुनर्ज्वलनेदग्धादैवयोगान्मनोनृप ॥ जनमेजयउवाच ॥ अनर्थकरमेतत्तेश्रावितंवचनंमुने ॥ २४ ॥ एतादृशंमहद्वस्तुकथंदग्धंहुताशने ॥ यन्नामस्मरणान्नृणांसंसाराग्निभयंनहि ॥ २५ ॥ केनकर्मविपाकेनमनोर्दग्धंतदेवहि ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्पुरावृत्तंसतीदाहस्यकारणम् ॥ ॥ २६ ॥ कदाचिदथदुर्वासागतोजांबूनदेश्वरीम् ॥ ददर्शदेवींतत्राऽसौमायाबीजंजजापसः ॥ २७ ॥ ततःप्रसन्नादेवेशीनिजकंठगतांस्रजम् ॥ भ्रमद्भ्रमरसंसक्तांमकरंदमदाकुलाम् ॥ २८ ॥ ददौप्रसादभूतांतांजग्राहशिरसामुनिः ॥ ततोनिर्गत्यतरसाव्योममार्गेणतापसः ॥ २९ ॥ आजगामसयत्राऽऽस्तेदक्षःसाक्षात्सतीपिता ॥ संदर्शनार्थमंबायाननामचसतीपदे ॥ ३० ॥

घोर अग्निभय नष्ट होता है ॥ २५ ॥ प्रजापतिके कौन कर्मविपाकसे वह वस्तु दग्ध हुइ थी उसको सुननेके लिये मेरी इच्छा अत्यन्त वलवती हुई है आप कृपा करके मुझसे विस्तारसहित वर्णन कीजिये व्यासजीने कहा हे राजेन्द्र! सतीके दाहका कारणस्वरूप पुरातन इतिहास वर्णन करता हूं श्रवण करो ॥ २६ ॥ किसीसमय ऋषिवर दुर्वासाने जाम्बूनदवाहिनी नदीके तटपर जायकर वहाँ स्थित देवीका दर्शन किया अनन्तर वह उस स्थानमे अवस्थित होकर शांतचित्तसे मायाबीजका जप करनलगे ॥ २७ ॥ तदनन्तर सुरेश्वरी भगवतीने उनके प्रति प्रसन्न होकर मकरन्दगन्धसे प्रमोदित प्रमत्त भौंरोंसे युक्त कण्ठस्थित मनोहरमाला ॥ २८ ॥ प्रसादस्वरूप उनको प्रदान की, महर्षिजीनेभी शीघ्र उसको ग्रहण कर मस्तकमें धारणकिया, इसके उपरान्त वह तपस्वीप्रवर महर्षि शीघ्रता सहित आकाशमार्गसे चले ॥ २९ ॥ अम्बिकाके दर्शनार्थ जहाँ सतीके पिता प्रजापति दक्ष स्थिति करतेथे उस स्थानमें आनकर सतीके चरणकमलोंमें प्रणाम किया॥ ३० ॥

अनन्तर प्रजापतिने उनसे पूछा हे महर्षे ! यह अलौकिक माला किसकी है ? हे प्रभो ! पृथ्वीमें दुर्लभ यह मोहिनीमाला आपने किसप्रकार प्राप्त की ? ॥ ३१ ॥
तब वह वाग्मिप्रवर महर्षि दुर्वासा उनके इसप्रकार वचन सुनकर प्रेम विगलितचित्तसे नेत्रोंमें आंसू भर कहने लगे हे प्रजापते! मैंने देवीका प्रसादस्वरूप यह अनुपम
मनोहारिणी माला प्राप्त की है ॥ ३२ ॥ यह सुनकर प्रजापतिने महर्षि दुर्वासासे वह माला मांगी उनको भी त्रैलोक्यमें शक्तिके भक्तको अदेय कुछ भी नहीं था
॥ ३३ ॥ इसप्रकार विचार कर प्रजापति दक्षको वह माला देदी उन्होंने उस मालाको मस्तकमें धारणकर फिर जिस घरमें ॥ ३४ ॥ दम्पतिकी अतिमनोहर
शय्या सज्जित थी उसी शय्याके ऊपर रखदी रात्रिकालके समय उस मालाकी सुगन्धसे आमोदित होकर वह महीपति सुरतकार्यमें आसक्त हुए ॥ ३५ ॥ हे नृप

पृष्टोदक्षेणसमुनिर्मालाकस्याऽस्त्यलौकिकी ॥ कथंलब्धात्वयानाथदुर्लभाभुविमानवैः ॥ ३१ ॥ तच्छ्रुत्वावचनंतस्यप्रोवाचाऽश्रुयुतेक्षणः ॥
देव्याःप्रसादमतुलंप्रेमगद्गदितांतरः ॥ ३२ ॥ प्रार्थयामासतांमालांतंमुनिंससतीपिता ॥ अदेयंशक्तिभक्तायनास्तित्रैलोक्यमंडले ॥ ३३ ॥
इतिबुद्ध्यातुतांमालांमनवेससमर्पयत् ॥ गृहीताशिरसा मालामनुनानिजमंदिरे ॥ ३४ ॥ स्थापिताशयनंयत्रदंपत्योरतिसुंदरम् ॥ पशुकर्मर
तोरात्रौमालागंधेनमोदितः ॥ ३५ ॥ अभवत्समहीपालस्तेनपापेनशंकरे ॥ शिवेद्वेषमतिर्जातोदेव्यांसत्यांतथानृप ॥ ३६ ॥ राजंस्तेनाऽपरा
धेनतज्जन्योदेहएवच ॥ सत्यायोगाग्निनादग्धःसतीधर्मदिदृक्षया ॥ ३७ ॥ पुनश्चहिमवत्पृष्ठेप्रादुरासीत्तुतन्महः ॥ जनमेजयउवाच ॥ दह्यमा
नेसतीदेहेजातेकिमकरोच्छिवः ॥३८॥ प्राणाधिकासतीतस्यतद्वियोगेनकातरः ॥ व्यासउवाच ॥ ततःपरंतुयज्जातंमयावक्तुंनशक्यते ॥३९॥
त्रैलोक्यप्रलयोजातःशिवकोपाग्निनानृप ॥ वीरभद्रःसमुत्पन्नोभद्रकालीगणान्वितः ॥ ४० ॥

वर ! उस पशुकर्म निवन्धनके कारण उनको सतीदेवी और शङ्करके प्रति विद्वेष उत्पन्न हुआ इससे वह शिवकी निन्दा करनेलगे ॥ ३६ ॥ हे
महाराज ! उसी अपराधसे सतीने सनातन पतिव्रत धर्मके मर्यादाकी रक्षा करनेके लिये उस दक्षजनित देहको त्याग करनेका संकल्प कर योगाग्निद्वारा अपना देह
दग्ध किया ॥ ३७ ॥ वह शक्तिसमुद्भूत तेज फिर हिमाचलमें प्रादुर्भूत हुआ था जनमेजयने कहा हे मुनिवर ! सतीका देह दग्ध होजानेपर ॥ ३८ ॥ प्राणा
धिकासतीके वियोगमें कातर होकर महादेवने क्या किया था ? व्यासजीने कहा हे महाराज ! इसके उपरान्त जिस प्रकार घटना हुई थी मैं
उसको वर्णन करनेमें समर्थ नहीं हूं ॥ ३९ ॥ हे नृपवर ! तिससमय शिवकी क्रोधाग्निद्वारा त्रिलोकमण्डलमें प्रलय उपस्थित हुई थी

भद्रकालीगणद्वारा परिवृत हो वीरभद्र उत्पन्न होकर ॥ ४० ॥ तीनों लोकके नाशमें उद्यत हुए. तब ब्रह्मादि देवताओंने शङ्करकी शरण ग्रहण की ॥ ४१ ॥ सतीके विनाशसे सर्वस्वनाश होनेपरभी करुणानिधान ईशानने दक्षका यज्ञ विनष्टकर उनका मस्तक छेदन किया और उसी स्थानमे बकरेका शिरसंयोजनपूर्वक ॥ ४२ ॥ उनको जीवित कर देवताओको अभय प्रदानकी तब देवादिदेव महादेव अतिखिन्न हो यज्ञस्थानके समीप जाकर अत्यन्त दुःखसे रोदन करनेलगे ॥ ४३ ॥ अनन्तर जब उन्होने देखा कि, उस चैतन्यरूपिणी सतीका देह चिताग्निमें दग्ध होता है तब वह हा सती ! हा सती ! इस प्रकार कहकर रोदन करते करते सतीका देह स्वयं कन्धेपर रख ॥ ४४ ॥ भ्रान्तचित्तसे अनेक देशोंमें भ्रमण करनेलगे यह देखकर देवतागण अत्यन्त चिन्तित हुए ॥ ४५ ॥ और भगवान् विष्णुने धनुर्धारणपूर्वक वाणोसे सतीके सम्पूर्ण अंग छेदनकिये वह सम्पूर्ण अवयव जिनजिन स्थानोंमें पतित हुए ॥ ४६ ॥ शंकरने अनेकमूर्त्ति धारण कर

त्रैलोक्यनाशनोद्युक्तोवीरभद्रोयदाऽभवत् ॥ ब्रह्मादयस्तदादेवाःशंकरंशरणंययुः ॥ ४१ ॥ जातेसर्वस्वनाशेऽपिकरुणानिधिरीश्वरः ॥ अभयं दत्तवांस्तेभ्योबस्तवक्त्रेणतंमनुम् ॥ ४२ ॥ अजीवयन्महात्माऽसौततःखिन्नोमहेश्वरः ॥ यज्ञवाटमुपागम्यरुरोदभृशदुःखितः ॥ ४३ ॥ अपश्यत्तांसतींवह्नौदह्यमानांतुचित्कलाम् ॥ स्कंधेऽप्यारोपयामासहासतीतिवदन्मुहुः ॥ ४४ ॥ बभ्रामभ्रांतचित्तःसन्नानादेशेषुशंकरः ॥ तदाब्रह्मादयोदेवाश्चिंतामापुरनुत्तमाम् ॥ ४५ ॥ विष्णुस्तुत्वरयातत्रधनुरुद्यम्यमार्गणैः ॥ चिच्छेदावयवान्सत्यास्तत्तत्स्थानेषुतेपतन् ॥४६॥ तत्तत्स्थानेषुतत्राऽऽसीन्नानामूर्तिधरोहरः ॥ उवाचचततोदेवान्स्थानेष्वेतेषुयेशिवाम् ॥ ४७ ॥ भजंतिपरयाभक्त्यातेषांकिंचिन्नदुर्लभम् ॥ नित्यंसन्निहितायत्रनिजांगेषुपरांबिका ॥ ४८ ॥ स्थानेष्वेतेषुयेमर्त्याःपुरश्चरणकर्मिणः ॥ तेषांमंत्राःप्रसिध्यंतिमायाबीजंविशेषतः ॥ ४९ ॥ इत्युक्त्वाशंकरस्तेषुस्थानेषुविरहातुरः ॥ कालंनिन्येनृपश्रेष्ठजपध्यानसमाधिभिः ॥ ५० ॥ जनमेजय उवाच ॥ कानिस्थानानितानिस्युः सिद्धपीठानिचानघ ॥ कतिसंख्यानिनामानिकानितेषांचमेवद ॥ ५१ ॥

उन उन स्थानोंमें स्थिति की, तब उन्होने देवताओंसे कहा कि, इन सम्पूर्ण स्थानोंमे जोजो पुरुष परमभक्तिसहित भगवतीकी ॥ ४७ ॥ आराधना करैंगे उनको कुछ दुर्लभ नहीं रहैगा, इन सम्पूर्ण स्थानोंमें परमादेवी अम्बिका सदा स्थित रहती है ॥ ४८ ॥ जो जो मनुष्य इन सम्पूर्ण स्थानोंमें समस्त मंत्रोंका विशेषकर मायाबीजका पुरश्चरण करैंगे उनको सम्पूर्ण मन्त्रोकी सिद्धि होगी इसमें सन्देह नहीं ॥ ४९ ॥ हे नृपवर ! यह कहकर महेश्वर सतीके विरहसे अत्यन्त कातर हो जप, ध्यान और समाधि अवलम्बनपूर्वक उन उन स्थानोमें काल व्यतीत करनेलगे ॥ ५० ॥ जनमेजयने कहा किस किस स्थानमें सतीके सम्पूर्ण अंग पतितहुए थे ? उन सब सिद्धिपीठका क्या नाम है? और उन सम्पूर्ण पीठोंकी कितनी संख्या है ? आप आनुपूर्वक समस्त कीर्तन कीजिये ॥ ५१ ॥

हे महामुने ! मै आपके मुखकमलसे निकली हुई सम्पूर्ण कथा सुनकर इस संसारमें कृतार्थता प्राप्त करूंगा इसमें सन्देह नहीं है ॥ ५२ ॥ व्यासजीने कहा हे राजेन्द्र ! जिन सबका नाम सुननेसेही मनुष्य पापरहित होता है मै वह समस्त पीठस्थान कीर्तन करूंगा श्रवण करो ॥ ५३ ॥ जिनजिन पीठस्थानमें ऐश्वर्याकांक्षी सिद्धि काम मनुष्योंको इन देवीकी उपासना और ध्यान करना कर्तव्य है मै वह समस्त स्थान भली भाँति कीर्तन करता हूं ॥ ५४ ॥ हे महाराज ! वाराणसीमें गौरीका मुख निपतित हुआ है उसी मुखरूप पीठमें भगवतीकी जो मूर्ति विराजमान है वह विशालाक्षी नामसे विख्यात है ॥ नैमिषारण्यमें निपतित देवीकी मूर्त्तिका नाम लिङ्गधारिणी है ॥ ५५ ॥ यह महामाया प्रयागमें ललिता, गन्धमादनमें कामुकी, दक्षिण मानसमें कुमुदा और उत्तर मानसमें ॥ ५६ ॥

तत्रस्थितानांदेवीनांनामानिचकृपाकरः ॥ कृतार्थोऽहंभवेयेनतद्वदाशुमहामुने ॥ ५२ ॥ व्यासउवाच ॥ शृणुराजन्प्रवक्ष्यामिदेवीपीठानिसांप्रतम् ॥ येषांश्रवणमात्रेणपापहीनोभवेन्नरः ॥ ५३ ॥ येषुयेषुचपीठेषूपास्येयंसिद्धिकांक्षिभिः ॥ भूतिकामैरभिध्येयातानिवक्ष्यामितत्त्वतः ॥ ॥ ५४ ॥वाराणस्यांविशालाक्षीगौरीमुखनिवासिनी ॥ क्षेत्रेवैनैमिषारण्येप्रोक्तासालिंगधारिणी ॥ ५५ ॥ प्रयागेललिताप्रोक्ताकामुकीगंधमादने ॥ मानसेकुमुदाप्रोक्तादक्षिणेचोत्तरेतथा ॥ ५६ ॥ विश्वकामाभगवतीविश्वकामप्रपूरिणी ॥ गोमंतेगोमतीदेवीमंदरेकामचारिणी॥ ५७ ॥ मदोत्कटाचैत्ररथेजयंतीहस्तिनापुरे ॥ गौरीप्रोक्ताकान्यकुब्जेरंभातुमलयाचले॥५८॥एकाम्रपीठेसंप्रोक्तादेवीसाकीर्तिमत्यपि ॥ विश्वेविश्वेश्वरींप्राहुःपुरुहूतांचपुष्करे ॥ ५९ ॥ केदारपीठेसंप्रोक्तादेवीसन्मार्गदायिनी ॥ मंदाहिमवतः पृष्ठेगोकर्णेभद्रकर्णिका ॥ ६० ॥ स्थानेश्वरीभवानीतुबिल्वकेबिल्वपत्रिका ॥ श्रीशैलेमाधवीप्रोक्ताभद्राभद्रेश्वरेतथा ॥ ६१ ॥ वराहशैलेतुजयाकमलाकमलालये ॥ रुद्राणीरुद्रकोट्यांतुकालीकालंजरेतथा ॥ ६२ ॥

विश्वकी वाञ्छापूरिणी विश्वकामा है; गोमन्तमें गोमती और मन्दर पर्वतमे कामचारिणी नामसे विख्यात होकर विराजमान रहती है ॥ ५७ ॥ यह देवी चैत्ररथमे मदोत्कटा, हस्तिनापुरमे जयन्ती, कान्यकुब्जमे गौरी, मलयपर्वतमें रम्भा ॥ ५८ ॥ एकाम्रपीठमें कीर्तिमती विश्वमे विश्वेश्वरी और पुष्करमे पुरुहूता नामसे कीर्तित हैं ॥ ५९ ॥ यह केदारपीठमे सन्मार्गदायिनी हिमाचलपृष्ठमें मन्दा, गोकर्णमे भद्रकर्णिका ॥ ६० ॥ स्थानेश्वरमे भवानी, विल्वकमें बिल्वपत्रिका, श्रीशैलमे माधवी, भद्रेश्वरमे भद्रा ॥ ६१ ॥ वराहशैलमें जया, कमलालयमे कमला, रुद्रकोटिमें

रुद्राणी, कालञ्जरमें काली ॥ ६२ ॥ शालग्राममे महादेवी, शिवलिंगमें जलप्रिया, महालिंगमे कपिला, माकोटमें मुकुटेश्वरी ॥ ६३ ॥ मायापुरीमे कुमारी,सन्तानमें ललिताम्बिका, गयाक्षेत्रमें मंगला, पुरुषोत्तममें विमला ॥ ६४ ॥ सहस्राक्षमे उत्पलाक्षी, हिरण्याक्षमें महोत्पला, विपाशानदीमें अमोघाक्षी, पुण्डवर्धनमें पाटला ॥ ६५ ॥ सुपार्श्वमें नारायणी, त्रिकूटमें रुद्रसुन्दरी, विपुलमें विपुला देवी, मलयाचलमें कल्याणी ॥ ६६ ॥ सह्याद्रिमें एकवीरा, हरिश्चन्द्रमें चन्द्रिका, रामतीर्थमें रमणा, यमुनामें मृगावती ॥ ६७ ॥ कोटतीर्थमे कोटिवी, माधववनमें सुगन्धा, गोदावरीमे त्रिसन्ध्या, गंगाद्वारमें रतिप्रिया ॥ ६८ ॥ शिवकुण्डमे शुभानन्दा, देविकांतरमें नन्दिनी, द्वारावतीमें रुक्मिणी, वृन्दा वनमें राधा ॥ ६९ ॥ मथुरामे देवकी, पातालमे परमेश्वरी, चित्रकूटमें सीता और

शालग्रामेमहादेवीशिवलिंगेजलप्रिया ॥ महालिंगेतुकपिलामाकोटेमुकुटेश्वरी ॥६३॥ मायापुर्यांकुमारीस्यात्संतानेललितांबिका ॥ गयायां मंगलाप्रोक्ताविमलापुरुषोत्तमे ॥६४॥ उत्पलाक्षीसहस्राक्षेहिरण्याक्षमहोत्पला ॥ विपाशायाममोघाक्षीपाडलापुंड्रवर्धने ॥ ६५ ॥ नारायणी सुपार्श्वेतुत्रिकूटेरुद्रसुंदरी ॥ विपुलेविपुलादेवीकल्याणीमलयाचले ॥ ६६ ॥ सह्याद्रावेकवीरातुहरिश्चंद्रेतुचंद्रिका ॥ रमणारामतीर्थेतुयमुनायांमृगावती ॥ ६७ ॥ कोटवीकोटतीर्थेतुसुगंधामाधवेवने ॥ गोदावर्यात्रिसंध्यातुगंगाद्वारेरतिप्रिया ॥६८॥ शिवकुंडेशुभानंदानंदिनीदेविकातटे ॥ रुक्मिणीद्वारवत्यांतुराधावृंदावनेवने॥६९॥देवकीमथुरायांतुपातालेपरमेश्वरी ॥ चित्रकूटेतथासीताविंध्येविंध्याधिवासिनी॥७०॥ करवीरेमहालक्ष्मीरुमादेवीविनायके ॥ आरोग्यावैद्यनाथेतुमहाकालेमहेश्वरी ॥७१॥ अभयेत्युष्णतीर्थेपुनितंबाविंध्यपर्वते ॥ मांडव्येमांडवीनामस्वाहामाहेश्वरीपुरे ॥७२॥ छगलण्डेप्रचंडातुचंडिकाऽमरकंटके॥सोमेश्वरेवरारोहाप्रभासेपुष्करावती॥७३॥ देवमातासरस्वत्यांपारावारातटेस्मृता॥महालयेमहाभागापयोष्ण्यांपिंगलेश्वरी॥७४॥सिंहिकाकृतशौचेतुकार्तिकेत्वतिशांकरी॥उत्पलावर्तकेलोलासुभद्राशोणसंगमे ॥७५॥

विन्ध्यमे विन्ध्याधिवासिनी नामसे विख्यात होकर विरा जमान रहती है ।।७०।। हे महाराज।यही महादेवी भगवती करवीरपीठमे महालक्ष्मी, विनायकमें उमादेवी, वैद्यनाथमे आरोग्या, महाकालमें महेश्वरी ॥७१।। उष्णतीर्थमें अभया, विन्ध्यपर्वतमें नितम्बा, माण्डव्यमें माण्डवी, माहेश्वरीपुरीमें स्वाहा ।।७२।। छगलण्डमें प्रचण्डा, अमरकण्टकमे चण्डिका, सोमेश्वरीमे वारारोहा, प्रभासमे पुष्करावती ॥७३॥ सरस्वतीमें देवमाता, समुद्रतटमें पारावारा, महालयमे महाभागा, पयोष्णीमें पिंगलेश्वरी ॥ ७४ ॥ कृतशौचमे सिंहिका, कार्तिकमें अतिशाङ्करी, उत्पलावर्तकमें लोला, शोणसङ्गममें सुभद्रा ॥ ७५ ॥

सिद्धवनमें मातालक्ष्मी, भरताश्रममें अनङ्गा, जालन्धरमें विश्वमुखी, किष्किन्धापर्वतमें तारा॥७६॥देवदारुवनमें पुष्टि, काश्मीरमंडलमें मेधा, हेमाद्रिमें भीमा, विश्वेश्वरक्षेत्रमें तुष्टि॥७७॥कपालमोचनमे शुद्धि, कायावरोहणमें माता, शंखोद्धारमें धृति॥७८॥चन्द्रभागा नदीमें कला, अच्छोदमें शिवधारिणी. वेणामें अमृता, बदरिकाश्रममें उर्वशी ॥ ७९ ॥ उत्तर कुरुमें औषधि, कुशद्वीपमें कुशोदका, हेमकूटमें मन्मथा, कुमुदमें सत्यवादिनी ॥ ८० ॥ अश्वत्थमें वन्दनीया, वैश्रवणालयमें निधि, वेदवदनमें गायत्री, शिवसन्निधानमें पार्वती ॥ ८१ ॥ देवलोकमें इन्द्राणी, ब्रह्माके आस्यमें सरस्वती, सूर्य बिम्बमें प्रभा और मातृगणोंके सन्निधानमें वैष्णवीनामसे विख्यात होकर विराजमान रहती हैं ॥ ८२ ॥ यही सतियोंमें अरुन्धती और रामागणोंमें तिलोत्तमा नामसे विख्यात है तथा

मातासिद्धवनेलक्ष्मीरनंगाभरताश्रमे ॥ जालंधरेविश्वमुखीताराकिष्किंधपर्वते ॥ ७६ ॥ देवदारुवनेपुष्टिर्मेधाकाश्मीरमंडले ॥ भीमादेवीहिमाद्रौतुतुष्टिर्विश्वेश्वरीतथा ॥ ७७ ॥ कपालमोचनेशुद्धिर्माताकायावरोहणे ॥ शंखोद्धारेधरानामधृतिःपिंडारकेतथा ॥ ७८ ॥ कलातुचंद्रभागायामच्छोदेशिवधारिणी॥वेणायाममृतानामबदर्यामुर्वशीतथा ॥७९॥ औषधिश्चोत्तरकुरौकुशद्वीपेकुशोदका ॥ मन्मथाहेमकूटेतुकुमुदेसत्यवादिनी॥८०॥अश्वत्थेवंदनीयातुनिधिर्वैश्रवणालये॥गायत्रीवेदवदनेपार्वतीशिवसन्निधौ ॥८१॥ देवलोकेतथेंद्राणीब्रह्मास्येषुसरस्वती ॥ सूर्यबिंबेप्रभानाममातॄणांवैष्णवीमता॥८२॥अरुंधतीसतीनांतुरामासुचतिलोत्तमा॥चित्तेब्रह्मकलानामशक्तिःसर्वशरीरिणाम्॥८३॥ इमान्यष्टशतानिस्युःपीठानिजनमेजय॥तत्संख्याकास्तदीशान्योदेव्यश्चपरिकीर्तिताः॥८४॥ सतीदेव्यंगभूतानिपीठानिकथितानिच ॥ अन्यान्यपिप्रसंगेनयानिमुख्यानिभूतले॥८५॥यःस्मरेच्छृणुयाद्वापिनामाष्टशतमुत्तमम् ॥ सर्वपापविनिर्मुक्तोदेवीलोकंपरंव्रजेत्॥८६॥एतेषुसर्वपीठेषुगच्छेद्यात्राविधानतः ॥ संतर्पयेच्चपित्रादीञ्छ्राद्धादीनिविधायच ॥८७॥ कुर्याच्चमहतींपूजांभगवत्याविधानतः॥क्षमापयेज्जगद्धात्रींजगदंबांमुहुर्मुहुः ॥८८॥

यही संविद्रूपा महादेवी हैं, सम्पूर्ण शरीरियोंके चित्तक्षेत्रमें ब्रह्मकला नामक शक्तिरूपसे सदा अधिष्ठित रहती है ॥ ८३ ॥ हे जनमेजय ! यह मैंने एकशत अष्टपीठ और तत्संख्यक ईशानीदेवीका विषय तुमसे वर्णन किया ॥ ८४ ॥ देवीके अंगभूत सम्पूर्ण पीठ और प्रसंगके क्रमसे पृथ्वीतलके अन्यान्य मुख्यस्थानभी कीर्तन हुए ॥ ८५ ॥जो मनुष्य यह अत्युत्तम एकसौआठ देवीके नाम श्रवण करता है वह सर्वविध पापसे मुक्तहोकर देवीके लोकको जाता है ॥ ८६ ॥ हे जनमेजय ! जो बुद्धिमान् पुरुष इन सम्पूर्ण पीठस्थानोंमें यथाविधानसे यात्राकर श्राद्धादिद्वारा पितरोंका तर्पण ॥८७॥ और यथाविधि भगवतीकी महती पूजा

उस मनुष्यका अन्तरात्मा कृतकृत्य और पवित्र होता है इसमें सन्देह नहीं. हे राजेन्द्र ! देवीकी पूजाके अनन्तर भक्ष्य भोज्यादिद्वारा ब्राह्मण ॥ ८९॥ सुवासिनी कुमारी और बटुकगणोंको भोजन करावे और उस क्षेत्रमें चाण्डालादि जो कोई जाति वास करतीहो ॥ ९० ॥ उसको देवीका स्वरूप जाने अतएव उसको पूजा करना कर्तव्य है इन सम्पूर्ण क्षेत्रोंमें कभी दान न ले ॥ ९१॥ साधुगण इन सम्पूर्ण स्थानोंमें अपने अपने मन्त्रका यथाशक्ति पुरश्चरण करते हैं और मायाबीजसे अपने स्थानकी अधिवासिनी देवीको ॥ ९२ ॥ हे राजन् ! रातदिन पूजनेसे पुरश्चरण होता है देवीके प्रति भक्तिमान् मनुष्य इन सम्पूर्ण विषयोंमें वित्तशाठ्य वा कृपणता प्रकाश न करैं ॥ ९३॥ जो पुरुष देवीके प्रति प्रसन्न होकर इसप्रकार पीठ स्थानमें यात्रा करता है उसके पितृगण सहस्रकल्पपर्यन्त महत्तर ब्रह्मलोकमें ॥ ॥ ९४॥ वास करते है वह मनुष्य परमज्ञान प्राप्त करके भवसमुद्रसे मुक्त होता है तथा देवीलोकमें वास करता है ॥ ९५ ॥ देवीके इन अष्टोत्तर नामोंका पाठ

कृतकृत्यंस्वमात्मानंजानीयाज्जनमेजय ॥ भक्ष्यभोज्यादिभिःसर्वान्ब्राह्मणान्भोजयेत्ततः ॥ ८९ ॥ सुवासिनीःकुमारीश्चबटुकादींस्तथानृप॥ तस्मिन्क्षेत्रेस्थितायेतुचांडालाद्याअपिप्रभो॥९०॥देवीरूपाःस्मृताःसर्वेपूजनीयास्ततोहिते ॥ प्रतिग्रहादिकंसर्वंतेषुक्षेत्रेषुवर्जयेत्॥९१॥ यथाशक्तिपुरश्चर्यांकुर्यान्मंत्रस्यसत्तमः॥मायाबीजेनदेवेशींतत्तत्पीठाधिवासिनीम्॥९२॥पूजयेदनिशंराजन्पुरश्चरणकृद्भवेत्॥वित्तशाठ्यंनकुर्वीतदेवीभक्तिपरोनरः॥९३॥यएवंकुरुतेयात्रांश्रीदेव्याःप्रीतमानसः॥सहस्रकल्पपर्यंतंब्रह्मलोकेमहत्तरे॥९४॥वसंतिपितरस्तस्यसोऽपिदेवीपुरेतथा ॥ अंते लब्ध्वापरंज्ञानंभवेन्मुक्तोभवांबुधेः॥९५॥नामाष्टशतजापेनबहवःसिद्धतांगताः॥यत्रैतल्लिखितंसाक्षात्पुस्तकेवापितिष्ठति॥९६॥ग्रहमारीभयादीनितत्रनैवभवंतिहि॥सौभाग्यंवर्धतेनित्यंयथापर्वणिवारिधिः॥९७॥नतस्यदुर्लभंकिंचिन्नामाष्टशतजापिनः ॥ कृतकृत्योभवेन्नूनंदेवीभक्तिपरायणः॥९८॥नमंतिदेवतास्तंवैदेवीरूपोहिसस्मृतः॥सर्वथापूज्यतेदेवैःकिंपुनर्मनुजोत्तमैः ॥ ९९॥ श्राद्धकालेपठेदेतन्नामाष्टशतमुत्तमम् ॥ तृप्तास्तत्पितरःसर्वेप्रयांतिपरमांगतिम् ॥ १०० ॥ इमानिमुक्तिक्षेत्राणिसाक्षात्संविन्मयानिच ॥ सिद्धपीठानिराजेंद्रसंश्रयेन्मतिमान्नरः ॥ १०१ ॥

करके वह मनुष्य सिद्धि प्राप्त करता है जिस किसी स्थानमें उक्त नामावली पुस्तकमें लिखित हो ॥ ९६ ॥ उस स्थानमें ग्रहभय और महामारीका भय इत्यादि कुछभी नहीं होता बरन् सर्वकालमें समुद्रकी समान उन स्थानमें सौभाग्यकी वृद्धि होती है ॥ ९७ ॥ अष्टोत्तरशतनामके जपनेवाले मनुष्यको कुछ दुर्लभ नहीं रहता वह देवीका भक्त निश्चयही कृतकृत्यता प्राप्त करता है ॥ ९८ ॥ वह साधुव्यक्ति देवीका स्वरूप होता है देवतागण उसको देखकर प्रणाम और उसकी पूजा करते हैं. सज्जन मनुष्य जो उनकी पूजा करते है उसमें फिर कहना क्या है ? ॥ ९९ ॥ इस अत्युत्तम अष्टोत्तरशत नामके श्रद्धासहित पाठ करनेपर पितृगण तृप्त होकर सद्गति प्राप्त करते हैं ॥ १०० ॥ यह सम्पूर्ण स्थान साक्षात् संविन्मय मुक्तिक्षेत्र हैं, अतएव हे राजेन्द्र ! बुद्धिमान् मनुष्य इन सम्पूर्ण

सिद्धपीठोंका आश्रय करते हैं ॥१०१॥ हे महाराज ! आपने महेश्वरीका जो जो रहस्य और अतिरहस्यका विषय पूँछा था वह सम्पूर्ण मैंने वर्णन किया. इससमय आप अब क्या सुननेकी इच्छा करते हैं ? सो कहिये ॥ १०२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३० ॥ जनमेजयने कहा हे मुनिवर ! आपने पहले कहा है कि, अनन्तर यह परमज्योति हिमालयके पृष्टमें आविर्भूत हुई थी इससमय उस परमज्योतिका विषय विस्तारसहित मुझसे वर्णन कीजिये ॥१॥ कौन बुद्धिमान् मनुष्य इस शक्तिका कथामृत पान करनेसे विरत होगा? यद्यपि सुधापायी देवताओंको किसीप्रकार मृत्युकी सम्भावना हो तथापि देवीकथामृतपान करनेवालोंके पक्षमें उसकी कुछ सम्भावना नहीं होती ॥२॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! देवीके प्रति जिसप्रकार आपकी एकान्त भक्ति देखता हूं इससे मुझको बोध होता है कि, आप महात्माओंसे शिक्षित कृतकृत्य भाग्यवान् और धन्य हुए हैं इसमें सन्देह नहीं ॥ ३ ॥ हे राजन् ! अब

पृष्टंयत्तत्त्वयाराजन्नुक्तंसर्वंमहेशितुः ॥ रहस्यातिरहस्यंचकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि॥१०२॥इति श्रीदे०म०सप्तमस्कंधेत्रिंशोऽध्यायः॥३०॥जनमेजयउवाच॥ धराधराधीशमौलावाविरासीत्परंमहः ॥ यदुक्तंभवतापूर्वंविस्तरात्तद्वदस्वमे ॥ १ ॥ कोविरज्येतमतिमान्पिबञ्छक्तिकथामृतम्॥ सुधांतुपिबतांमृत्युःसनैतच्छृण्वतोभवेत् ॥ २ ॥ व्यासउवाच ॥ धन्योसिकृतकृत्योऽसिशिक्षितोऽसिमहात्मभिः ॥ भाग्यवानसियद्देव्यांनिर्व्याजाभक्तिरस्तिते ॥ ३ ॥ शृणुराजन्पुरावृत्तंसतीदेहेग्निभर्जिते ॥ भ्रांतःशिवस्तुबभ्रामक्वचिद्देशेस्थिरोभवत् ॥ ४ ॥ प्रपंचभानरहितःसमाधिगतमानसः ॥ ध्यायन्देवीस्वरूपंतुकालंनिन्येसआत्मवान् ॥ ५ ॥ सौभाग्यरहितंजातंत्रैलोक्यंसचराचरम् ॥ शक्तिहीनंजगत्सर्वंसाब्धिद्वीपंसपर्वतम् ॥ ६ ॥ आनंदःशुष्कतांयातःसर्वेषांहृदयांतरे ॥ उदासीनाःसर्वलोकाश्चिताजर्जरचेतसः ॥ ७ ॥ सदादुःखोदधौमग्नारोगग्रस्तास्तदाऽभवन् ॥ ग्रहाणांदेवतानांचवैपरीत्येनवर्तनम् ॥ ८ ॥

मैं परमपुरातत्व वर्णन करता हूं श्रवण करो. देवादिदेव महेश्वरने उस अग्निदग्ध सतीके देहको धारण कर भ्रान्त चित्तसे भूमण्डलपर भ्रमण करते करते जिस स्थानमें स्थिर होकर अवस्थिति की ॥ ४ ॥ उस स्थानमे वह नियतेन्द्रिय संसारज्ञान रहित और समाधियुक्त होकर देवीके स्वरूपका ध्यान करते करते काल व्यतीत करनेलगे ॥ ५ ॥ इस समय देवीके विना चराचरयुक्त यह त्रैलोक्यमण्डल ऐश्वर्यरहित और पर्वत, समुद्र तथा द्वीप सहित यह सम्पूर्ण भूमण्डल शक्ति विहीन होगया ॥ ६ ॥सम्पूर्ण जीवोंके हृदयका आनन्द शुष्क होगया सम्पूर्ण मनुष्य चिन्ताके कारण जर्जर चित्त हो दीनभावसे अवस्थिति करने लगे ॥ ७ ॥ सब दुःखसागरमें निमग्न होकर रोगग्रस्त होनेलगे ग्रहोंकी विपरीत गति और देवताओंकी विपरीत अवस्था होनेलगी ॥ ८ ॥

राजालोग सतीके अभावसे आधिभौतिक और आधिदैविक दुःख परम्पराके अधीन होकर स्थिति करनेलगे ॥ ९ ॥ इसीसमय तारकनामक महासुर ब्रह्माजीसे वर प्राप्त कर अत्यन्त दुर्जय हो उठा वह वीर मदसे मत्त हो त्रिभुवनको जीत त्रैलोक्यका एकमात्र अधीश्वर होगया ॥ १० ॥ प्रजापति ब्रह्माके "शिवका औरस पुत्र तुम्हारा हन्ता होगा" इसप्रकार वरदान करनेपर और उससमय शिवके औरस पुत्रका अभाव होनेके कारण वह महासुर सदा आनन्दसे उन्मत्त होकर जयका अभिमान करनेलगा ॥ ११ ॥ सम्पूर्ण देवता उसके उपद्रवसे स्थानभ्रष्ट होकर शिवका औरस पुत्र न होनेके कारण दुस्तर चिन्तासागरमें निमग्न हुए ॥ १२ ॥ सती देवीके इससमय प्राण त्यागनेपर महादेव भार्यारहित हुएहैं अतएव इस समय किसप्रकार उनके सुतोत्पत्ति सम्भव होसक्ती है!हम अत्यन्त भाग्यहीन हैं कारण कि शंकरकी पुत्रोत्पत्तिके अभावसे हमारा कार्य सिद्ध होना अत्यन्त कठिन होगया ॥ १३ ॥ इसप्रकार चिन्तासे कातर होकर सम्पूर्ण देवता वैकुण्ठम

अधिभूताधिदैवानांसत्यभावानृपाऽभवन् ॥ अथाऽस्मिन्नेवकालेतुतारकाख्योमहासुरः ॥ ९ ॥ ब्रह्मदत्तवरोदैत्योऽभवत्त्रैलोक्यनायकः ॥ शिवौरसस्तुयःपुत्रःसतेहंताभविष्यति ॥ १० ॥ इतिकल्पितमृत्युःसदेवदेवैर्महासुरः ॥ शिवौरससुताभावाज्जगर्जचननंदच ॥ ११ ॥ तेनचोपद्रुताःसर्वेस्वस्थानात्प्रच्युताःसुराः ॥ शिवौरससुताभावाच्चितामापुर्दुरत्ययाम् ॥ १२ ॥ नांगनाशंकरस्यास्तिकथंतत्सुतसंभवः ॥ अस्माकंभाग्यहीनानांकथंकार्यंभविष्यति ॥ १३ ॥ इतिचिंतातुराःसर्वेजग्मुर्वैकुंठमंडले॥शशंसुर्हरिमेकांतेसचोपायंजगादह ॥ १४ ॥ कुतश्चिंतातुराःसर्वेकामकल्पद्रुमाशिवा ॥ जागर्तिभुवनेशानीमणिद्वीपाधिवासिनी ॥ १५ ॥ अस्माकमनयादेवतदुपेक्षास्तिनान्यथा ॥ शिक्षैवेयंजगन्मात्राकृतास्मच्छिक्षणायच ॥ १६ ॥ लालनेताडनेमातुर्नाकारुण्यंयथार्भके ॥ तद्वदेवजगन्मातुर्नियंत्रागुणदोषयोः ॥ १७ ॥

ण्डलमें गये और निर्जनमें भगवान् विष्णुसे समस्त वृत्तान्त निवेदन करनेपर वह उस विषयका उपाय कहनेलगे ॥ १४ ॥ हे सुरगण जब मणिद्वीपनिवासिनी वाञ्छाकल्पद्रुमरूपिणी कल्याणदायिनी करुणामयी देवी भुवनेश्वरी हमारे लिये सदा जागरित रहती है तब तुम चिन्तासे व्याकल क्यों होते हो ? ॥ १५ ॥ वह जगज्जननी केवल हमारे अपराधसे हमको शिक्षा देनेके लिये उपेक्षा दिखाती हैं हे देवताओ ! तुम निश्चय जानो कि, वह शिक्षा हमारे विनाशके निमित्त नहीं है हमारे प्रति करुणा दिखानेके लियेही वह करती हैं ॥ १६ ॥ जिसप्रकार अपनी सन्तानके लालन पालन और ताडन विषयमें माताकी दयाहीनता नहीं दिखाई देती इसीप्रकार तुम्हारे गुण दोष विषयमें वह जगन्नियन्त्री जगज्जननी कभी निर्दय नहीं होगी ॥ १७ ॥

सन्तानसे अपराध पद पदपर होता है त्रैलोक्यमें एकमात्र जननीके विना और कौन उसको सहसक्ता है?॥ १८॥अतएव तुम शीघ्रही एकान्त भक्तिसहित उन्हीं परम जननी परमेश्वरीकी शरणागत होओ अवश्यही वह तुम्हारे कार्यसाधनमें यत्न करैगी ॥ १९ ॥ देवाधिपति महाविष्णु देवताओंसे इसप्रकार निजजाया लक्ष्मीके सहित देवीकी आराधनाके लिये देवताओंको संग ले शीघ्र निकले॥ २०॥फिर शीघ्र शैलाधिपति हिमालयमें जाय समस्तही पुरश्चरण करनेमें प्रवृत्त हुए ॥ २१ ॥ हे नृपवर ! अम्बायज्ञके जाननेवाले देवताओंने अम्बायज्ञ आरम्भ किया और सम्पूर्णही तृतीयादि व्रतका अनुष्ठान करने लगे ॥ २२ ॥ कोई कोई देवीकी समाधि अर्थात् उनके धारावाहिक ध्यानमें परायण हुए कोई कोई निरन्तर उनका नाम जपने लगे कोई कोईदेवीसूक्त जप करनेमें प्रवृत्त हुए कोई कोई नामपरायण

अपराधोभवत्येवतनयस्यपदेपदे ॥ कोपरःसहतेलोकेकेवलंमातरंविना ॥ १८ ॥ तस्माद्यूयंपरांबांतांशरणंयातमाचिरम् ॥ निर्व्याजयाचित्तवृत्यासावःकार्यविधास्यति ॥ १९ ॥ इत्यादिश्यसुरान्सर्वान्महाविष्णुःस्वजायया ॥ संयुतोनिर्जगामाऽशुदेवैःसहसुराधिपः ॥ २० ॥ आजगाममहाशैलंहिमवंतंनगाधिपम् ॥ अभवंश्चसुराःसर्वेपुरश्चरणकर्मिणः ॥ २१ ॥ अंबायज्ञविधानज्ञाअंबायज्ञंचचक्रिरे ॥ तृतीयादिव्रतान्याशुचक्रुःसर्वेसुरानृप ॥ २२ ॥ केचित्समाधिनिष्णाताःकेचिन्नामपरायणाः ॥ केचित्सूक्तपराःकेचिन्नामपारायणोत्सुकाः ॥ २३ ॥ मंत्रपारायणपराःकेचित्कृच्छ्रादिकारिणः ॥ अंतर्यागपराःकेचित्केचिन्न्यासपरायणाः ॥ २४ ॥ हृल्लेखयापराशक्तेःपूजांचक्रुरतंद्रिताः ॥ इत्येवंबहुवर्षाणिकालोगाज्जनमेजय ॥ २५ ॥ अकस्माच्चैत्रमासीयनवम्यांचभृगोर्दिने ॥ प्रादुर्बभूवपुरतस्तन्महःश्रुतिबोधितम् ॥ २६ ॥ चतुर्दिक्षुचतुर्वेदैर्मूर्तिमद्भिरभिष्टुतम् ॥ कोटिसूर्यप्रतीकाशंचंद्रकोटिसुशीतलम् ॥ २७ ॥

॥२३॥अथवा कोई कोई मन्त्रपरायण हुए और कोई कोई कृच्छ्र चान्द्रायणादि व्रतपरायण हुए,कोई कोईअन्तर्योगमें,कोई कोई प्राणाग्निहोत्र योगमेंअथवाकोई कोई न्यासादिमें नियुक्त हुए॥२४॥और कोई कोई अतन्द्रित होकर मायाबीजमन्त्रद्वारा परमाशक्ति भुवनेश्वरीकी पूजा करने लगे.हे महाराज!इसप्रकार देवताओं को बहुत वर्ष व्यतीत होगये ॥ २५ ॥ फिर एक दिन चैत्रमासकी नवमी तिथि और भृगुवारमें वह श्रुतिबोधित शक्तिसम्बन्धीय परमज्योतिः अकस्मात उनके सामने प्रगट हुई॥ २६ ॥यह तेज करोड करोड विद्युत्की समान अरुणवर्ण और करोड करोड चन्द्रमाके समान शीतल था उस परमज्योतिकी प्रभा करोड करोड सूर्य्यके समान थी चारों ओर अवस्थित होकर मूर्तिमान् चारों वेद उसका स्तव करते थे वह तेजोराशि क्या ऊर्ध्वमें क्या पार्श्वमें क्या मध्यमें किसी दिशामें

परिच्छिन्न नहीं हुई ॥२७॥२८॥उसका आदिभी नहीं और अन्तभी नहीं वह हस्तपादादि अंगसंयुक्त स्त्रीरूप पुरुषरूप अथवा नपुंसकरूप भी नहीं थी ॥२९॥ देवताओंने प्रथम उस तेजकी प्रभासे हत होकर नेत्र मूँदलिये किन्तु क्षणकालमेंही धैर्य्य अवलम्बन कर ज्योंही नेत्र खोले॥३०॥त्योंही वह परमज्योति अतिमनोहर दिव्य रमणीरूपसे प्रकाशित हुई उस मनोरमाङ्गी नवयौवना कुमारीके॥३१॥कमलकलिकानिन्दित दोनों कुच ऊंचे परमशोभायमान होरहे थे कमरमें किंकिणी मेखलाके शब्द और चरणोंसे मनोहर मंजीरकी ध्वनि आती थी ॥ ३२ ॥ उसके चारों हाथोंमें कनकवलय चारों वाहुओंमें केयूर ग्रीवादेशमें ग्रैवेयक गरदेशमें अमूल्य मणिहार गलबन्ध और परमोज्ज्वल प्रभाजाल विस्तारित होकर शोभा पारहा था॥३३॥उनके कर्ण और कपोलके मध्यवर्ती केशावली नवकेतकी पुष्पपत्रोपरि विराजित दीप्तप्रभ नीलवर्ण भ्रमरावलीके समान समुज्ज्वल शोभा पाती है नितम्वविम्ब सुघटित और अत्यन्त मनोहर रोमराजि नाभिमें विराजित होकर

विद्युत्कोटिसमानाभमरुणंतत्परंमहः ॥ नैवचोर्ध्वनतिर्यक्चनमध्येपरिजग्रभत् ॥२८॥ आद्यंतरहितंतत्तुनहस्ताद्यंगसंयुतम् ॥ नचस्त्रीरूपमथवानपुंरूपमथोभयम् ॥ २९ ॥ दीप्त्यापिधानंनेत्राणांतेषामासीन्महीपते ।। पुनश्चधैर्यमालंब्ययावत्तेददृशुःसुराः ॥ ३० ॥ तावत्तदेवस्त्रीरूपेणाऽभाद्दिव्यंमनोहरम् ॥ अतीवरमणीयांगींकुमारींनवयौवनाम् ॥ ३१ ॥ उद्यत्पीनकुचद्वंद्वनिंदितांभोजकुड्मलाम् ॥ रणत्किंकिणिकाजालसिजन्मंजीरमेखलाम् ॥ ३२ ॥ कनकांगदकेयूरग्रैवेयकविभूषिताम् ॥ अनर्घ्यमणिसंभिन्नगलबंधविराजिताम् ॥ ३३ ॥ तनुकेतकसंराजन्नीलभ्रमरकुंतलाम् ॥नितंबबिंबसुभगांरोमराजिविराजिताम् ॥ ३४ ॥ कर्पूरशकलोन्मिश्रतांबूलपूरिताननाम् ॥ कनत्कनकताटंकविटंकवदनांबुजाम्॥३५॥अष्टमीचंद्रबिंबाभललाटामायतभ्रुवम् ॥ रक्तारविंदनयनामुन्नसांमधुराधराम्॥३६॥ कुंदकुड्मलदंताग्रांमुक्ताहारविराजिताम् ॥ रत्नसंभिन्नमुकुटांचंद्ररेखावतंसिनीम् ॥३७॥मल्लिकामालतीमालाकेशपाशविराजिताम् ॥ काश्मीरबिंदुनिटिलांनेत्रत्रयविलासिनीम्॥३८॥

अपूर्व शोभा सम्पादन करती है ॥ ३४ ॥ दीप्यमान कनकताटङ्कमें उज्ज्वल परमसुन्दर मुखकमल कर्पूरखण्डमिश्रित ताम्बूलसे पूर्ण ॥ ३५ ॥ ललाटमें अर्द्धचन्द्र शोभायमान दोनों भौंहें चौडी नेत्रोंने उपांतभागमें कोकनदके समान अर्थात् लालकमलके समान शोभा धारण की है. नासिक ऊंची अधर विम्बाफलके समान अति मनोहर ॥ ३६ ॥ सम्पूर्ण दांत कुन्द कलीके समान अत्यन्त मनोहर गलेमें लम्वायमान मोतियोंका हार विराजमान है, मस्तकके ऊपर हीरक और मणिरत्नमे खचित प्रदीप्त मुकुटालङ्कार कर्णमे चन्द्ररेखाकी समान कर्णफूल ॥ ३७ ॥ केशपाश मल्लिका और मालतीकी मालासे सुशोभित ललाट काश्मीरविन्दु द्वारा सुसज्जित और तीनों नेत्र मुखमण्डलकी अपूर्व शोभा सम्पादन करते है ॥ ३८ ॥

उनके एक हस्तमें पाश और दूसरे हाथमे अकुश तथा अन्यान्य दोनों हाथ वर और अभयदान भंगिमासे विराजित देहकी कान्ति दाडमीके फलकी समान परि
धान अरुणवर्ण अम्बर परमशोभा विस्तार करते हैं ॥ ३९ ॥ देवताओने इसप्रकार समस्त शृङ्गारवेषधारिणी समस्त वाञ्छापूरिणी सम्पूर्ण देवताओसे नमस्कृत
हास्याननी अखिलमोहिनी ॥ ४० ॥ अखिलजननी प्रसादसुमुखी कपटतारहित करुणाकी मूर्तिरूपिणी अम्बिकादेवीको सामने देखा ॥ ४१ ॥ उस करुणामयी
मूर्तिको देखकर देवताओंने प्रणाम किया किन्तु बाष्पभारसे कण्ठ रुकजानेके कारण कुछ भी न कहसके ॥ ४२ ॥ फिर अति कष्टसे धैर्य अवलम्बनकर भक्ति
मे भर शिर झुकाय प्रेम अश्रुपूर्ण नेत्रोंसे जगदम्बिकाका स्तव करने लगे ॥ ४३ ॥ देवताओंने कहा हे जगदम्बिके ! आप देवी और महादेवी हैं तथा आपही
शिवरूपिणी है हम सदा संयतचित्तसे आपको वारंवार प्रणाम करते हैं । हे देवि ! आपही साम्यावस्थाविशिष्ट मायोपाधियुक्त ब्रह्मरूपिणी प्रकृति और आपही सर्व

पाशांकुशवराभीतिचतुर्बाहुंत्रिलोचनाम् ॥ रक्तवस्त्रपरीधानांदाडिमीकुसुमप्रभाम् ॥३९॥ सर्वशृंगारवेषाढ्यांसर्वदेवनमस्कृताम् ॥ सर्वाशा
पूरिकांसर्वमातरंसर्वमोहिनीम् ॥ ४० ॥ प्रसादसुमुखीमंबांमंदस्मितमुखांबुजाम् ॥ अव्याजकरुणामूर्तिंददृशुःपुरतःसुराः ॥ ४१ ॥ दृष्ट्वातांक
रुणामूर्तिंप्रणेमुःसकलाःसुराः ॥ वक्तुंनाशक्नुवन्किंचिद्बाष्पसंरुद्धनिःस्वनाः ॥ ४२ ॥ कथंचित्स्थैर्यमालंव्यभक्त्याचानतकंधराः ॥ प्रेमाश्रु
पूर्णनयनास्तुष्टुवुर्जगदंबिकाम् ॥ ४३॥ देवाऊचुः ॥ नमोदेव्यैमहादेव्यैशिवायैसततंनमः ॥ नमःप्रकृत्यैभद्रायैनियताःप्रणताःस्मताम्॥४४॥
तामग्निवर्णांतपसाज्वलंतीवैरोचनींकर्मफलेषुजुष्टाम् ॥ दुर्गांदेवींशरणमहंप्रपद्येसुतरसितरसेनमः ॥ ४५ ॥ देवीवाचमजनयंतदेवास्तांविश्वरू
पाः पशवोवदंति ॥ सानोमंद्रेषमूर्जंदुहानाधेनुर्वागस्मानुपसुष्टुतैतु ॥ ४६ ॥ कालरात्रींब्रह्मस्तुतांवैष्णवींस्कंदमातरम् ॥ सरस्वतीमदितिंद
क्षदुहितरंनमामःपावनांशिवाम् ॥ ४७ ॥

कल्याणरूपिणी हैं हम संयतमनसे आपके चरणकमलोंमें प्रणाम करते है ॥ ४४ ॥ हे जननि ! आपही योगियोंके हृदयमें अनल शिखाकी समान अरुण वर्णसे
दीप्ति पाती हैं आपही ज्ञानप्रभासे दीप्यमान हैं. हे मातः । आपही इस सम्पूर्ण ब्रह्माण्डमें चैतन्यरूपसे सर्वत्र प्रकाशित होती हैं, ब्रह्मादि देवता और मानवादि
जीवगण कर्मफलप्राप्तिके लिये आपकी सेवा करते हैं. हे देवि ! आपही संसारसागरसे तारनेवाली हैं अतएव हम घोर संसारसमुद्रसे पार होनेके लिये आपको
शरणागत होकर आपको वारंवार नमस्कार करते है ॥ ४५ ॥ हे मातः ! प्राणादिपञ्चवायुकी सहायतासे जो सम्पूर्ण भावप्रकाश वाक्य उच्चारित होते हैं हम
उसको माया कहते है वह माया हमारी कामधेनु अर्थात् हम उस कामधेनुरूपिणी मायासे इच्छानुसार धन, मान और अन्नादि दुहकर अहंकारमें
उन्मत्त होते हैं. हे मातः ! आप हमारी वही मायास्वरूप है अतएव आप सन्तुष्ट होकर हमारी वाञ्छा पूर्ण कीजिये ॥ ४६ ॥ हे देवी ! आप सर्वसंहारक

कालकाभी संहार करती है भगवान् पद्मयोनि ब्रह्मा सदा आपकी स्तुति करते है. हे मातः ! आपही विष्णुशक्ति लक्ष्मी स्कन्दमाता शिवशक्ति पार्वती ब्रह्मशक्ति सरस्वती देवमाता अदिति और आपही सतीनाम्नी दक्षकी कन्या है. हे मातः ! आप ही इसप्रकार अनेकरूप धारण करके अखिलब्रह्माण्डपूत और सम्पूर्णको शान्तिदान करती है. अतएव हे देवि ! आपको प्रणाम करते है ॥ ४७ ॥ हम आपको ही महालक्ष्मी जानते है हम आपको सर्वशक्तिरूपिणी देवी भगवती जानकर आपका ध्यान करते हैं. हे जननि ! आपही हमको अपने श्रवण, मनन और ध्यानमें प्रेरण कीजिये ॥ ४८ ॥ हे देवि ! आपही विराट्रूपिणी हैं आपको नमस्कार हैं ! आपही सूत्रात्मा, हिरण्यगर्भरूपिणी है। आपको नमस्कार है । आपही महदादि षोडशविकृतिरूपिणी हैं आपको नमस्कार है । हे मातः ! आपही ब्रह्मारूपिणी हैं आपको हम नमस्कार करते हैं ॥ ४९ ॥ जिनके सृष्टि अविद्याजनित ज्ञानसे यह जगतरज्जु और स्रगादि ( मालाआदि ) में सर्पकी समान सत्य ज्ञानकर भ्रम होता है फिर जिनके सृष्टिविद्याजनित ज्ञानसे वह भ्रम दूर होता है हम भक्तिनम्रमनसे उन्हीं सर्वान्तर्यामिनी भगवती भुवनेश्वरीका ध्यान करते हैं

महालक्ष्म्यैचविद्महेसर्वशक्त्यैचधीमहि ॥ तन्नोदेवीप्रचोदयात् ॥ ४८ ॥ नमोविराट्स्वरूपिण्यैनमःसूत्रात्ममूर्तये ॥ नमोव्याकृतरूपिण्यैनमः श्रीब्रह्ममूर्तये ॥ ४९ ॥ यदज्ञानाज्जगद्भातिरज्जुसर्पस्रगादिवत् ॥ यज्ज्ञानाल्लयमाप्नोतिनुमस्तांभुवनेश्वरीम् ॥ ५० ॥ नुमस्तत्पदलक्ष्यार्थांचिदेकरसरूपिणीम् ॥ अखंडानन्दरूपांतांवेदतात्पर्यभूमिकाम् ॥ ५१ ॥ पंचकोशातिरिक्तांतामवस्थात्रयसाक्षिणीम् ॥ पुनस्त्वंपदलक्ष्यार्थांप्रत्यगात्मस्वरूपिणीम् ॥ ५२ ॥ नमःप्रणवरूपायैनमोह्रींकारमूर्तये ॥ नानामंत्रात्मिकायैतेकरुणायैनमोनमः ॥ ५३ ॥ इतिस्तुतातदादेवैर्मणिद्वीपाधिवासिनी ॥ प्राहवाचामधुरयामत्तकोकिलनिःस्वना ॥ ५४ ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ वदंतुविबुधाःकार्यंयदर्थमिहसंगताः ॥ वरदाहंसदाभक्तकामकल्पद्रुमाऽस्मिच ॥ ५५ ॥

॥ ५० ॥ "तत्त्वमसि" इस महा वाक्यस्थ तत् शब्दकी प्रतिपाद्य जो सम्पूर्णदेवताओंके तात्पर्यभूमि चैतन्यरसरूपिणी और अखण्डानन्दस्वरूप ब्रह्मस्वरूपिणी ॥ ५१ ॥ तथा जो अन्नमय, प्राणमय, मनोमय, विज्ञानमय और आनन्दमय इन पञ्चकोशके अतिरिक्त है जो जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति इन तीनों अवस्थाओंकी साक्षिणी और जो त्वम्पदकी भी लक्ष्यार्थ है हम उन्हीं ज्ञानब्रह्मस्वरूपिणी भुवनेश्वरी देवीका ध्यान करते है ॥ ५२ ॥ हे मातः ! आपही प्रणवरूपिणी ह्रींकारमूर्ति नानाविधमन्त्रात्मिका और करुणामयी हो हम आपके चरणकमलोंमें वारम्वार प्रणाम करते हैं ॥ ५३ ॥ देवताओंके इसप्रकार उन मणिद्वीपनिवासिनी जगदम्बिकाके स्तव करनेपर प्रमत्त कोकिलके कण्ठकी समान कण्ठवाली भगवती मधुर वचनों द्वारा उनसे कहनेलगी ॥ ५४ ॥ देवी बोली हे देवताओ ! तुम किसलिए यहां आये हो ? तुम्हारा क्या कार्य है सो कहो मैं सदाही भक्तोंकी वाञ्छाको कल्पतरु और वर देनेवाली विद्यमानरहती हूं ॥ ५५ ॥

तुम मेरे भक्त हो मेरे विद्यमान रहते तुमको क्या चिन्ता है ? मैं तुमको दुःखसागरसे उद्धार करूंगी ॥ ५६ ॥ हे देवताओ ! तुम मेरी यह प्रतिज्ञा सत्यही जानो. हे राजन् ! देववागण देवीके यह प्रेमपूर्ण वचन सुनकर अत्यन्त प्रसन्न हुए ॥ ५७ ॥ और जगन्मातासे अपना मनोदुःख निवेदन करनेलगे. देवता बोले हे परमेश्वरि ! आप सर्वज्ञ और सब जगत्की साक्षी हैं इन तीनो जगतोंमें आपसे अज्ञात कुछ नहीं है ॥ ५८ ॥ हे मातः ! हे शिवे ! तारक नामक असुर हमको दिनरात दुःख देता है ॥ ५९ ॥ विश्वस्रष्टा विधाताने शिवके औरसपुत्रसे उसका वध निर्दिष्ट किया है, हे महेश्वरि ! इस समय शिवगृहिणी सतीने देह त्यागकिया है सो आप जानती हैं ॥ ६० ॥ जो सर्वज्ञ है फिर उनके सामने पामरगण क्या कहे है हे जगदम्बिके ! हमने यह सम्पूर्ण वृत्तान्त संक्षेपसे वर्णन किया और हमारा अन्यान्य सम्पूर्ण दारुण दुःख आप मनमें जानसक्ती हैं ॥ ६१ ॥ हम अधिक और क्या कहैं ! आपके चरणकमलोंमें हमारी अचल भक्ति

तिष्ठंत्यांमयिकाचिंतायुष्माकंभक्तिशालिनाम् ॥ समुद्धरामिमद्भक्तान्दुःखसंसारसागरात् ॥ ५६ ॥ इतिप्रतिज्ञांमेसत्यांजानीथविबुधोत्तमाः ॥ इतिप्रेमाकुलांवाणींश्रुत्वासंतुष्टमानसाः ॥ ५७ ॥ निर्भयानिर्जराराजन्नूचुर्दुःखंस्वकीयकम् ॥ देवाऊचुः ॥ नाऽज्ञातंकिंचिदप्यत्रभवत्याऽस्तिजगत्रये ॥ ५८ ॥ सर्वज्ञयासर्वसाक्षिरूपिण्यापरमेश्वरि ॥ तारकेणाऽसुरेन्द्रेणपीडिताःस्मोदिवानिशम् ॥ ५९ ॥ शिवांगजाद्वधस्तस्यनिर्मितोब्रह्मणाशिवे ॥ शिवांगनातुनैवास्तिजानासित्वंमहेश्वरि ॥ ६० ॥ सर्वज्ञपुरतःकिंवावक्तव्यंपामरैर्जनैः ॥ एतदुद्देशतःप्रोक्तमपरंतर्कयांबिके ॥ ६१ ॥ सर्वदाचरणांभोजभक्तिःस्यात्तवनिश्चला ॥ प्रार्थनीयमिदंमुख्यमपरंदेहहेतवे ॥ ६२ ॥ इतितेषांवचःश्रुत्वाप्रोवाचपरमेश्वरी ॥ ममशक्तिस्तुयागौरीभविष्यतिहिमालये ॥ ६३ ॥ शिवायसाप्रदेयास्यात्सावःकार्यंविधास्यति ॥ भक्तिर्मच्चरणांभोजेभूयाद्युष्माकमादरात् ॥ ६४ ॥ हिमालयोहिमनसामामुपास्तेऽतिभक्तितः ॥ ततस्तस्यगृहेजन्मममप्रियकरंमतम् ॥ ६५ ॥ व्यासउवाच ॥ हिमालयोऽपितच्छ्रुत्वाऽत्यनुग्रहकरंवचः ॥ बाष्पैःसंरुद्धकंठाक्षोमहाराज्ञींवचोऽब्रवीत् ॥ ६६ ॥

सदा विद्यमान रहे यही हमारी मुख्य प्रार्थना है और शिवकी सुतोत्पत्तिके लिये आप देह धारण कीजिये यह हमारी दूसरी प्रार्थना जानिये ॥ ६२ ॥ देवताओंके यह वचन सुन प्रसादसुमुखी परमेश्वरी उनसे कहने लगी मेरी शक्ति जो गौरीरूपसे हिमालयमें उत्पन्न होगी ॥ ६३ ॥ वही शिवसीमन्तिनी होकर पुत्रोत्पादनपूर्वक उसके द्वारा तारकासुरका वध करके तुम्हारा कार्यसाधन करेगी और मेरे चरणकमलोंमें तुम्हारी प्रेमपूर्ण निश्चल भक्ति होगी ॥ ६४ ॥ हिमालय भी अत्यन्त भक्तिसहित एकान्तमनसे मेरी उपासना करते है अतएव उनके गृहमें मेरा जन्म ग्रहणकरना अत्यन्त प्रिय जानना चाहिये ॥ ६५ ॥ व्यासजीने कहा हे राजन् ! गिरिराज हिमालय भी उनके अत्यन्त अनुग्रहसूचक वचन सुनकर प्रेमजनित बाष्पमें भर

रुद्धकण्ठ हो अश्रुपूर्ण नेत्रोसे त्रैलोक्यसाम्राज्ञी भुवनेश्वरीसे कहनेलगे॥६६॥हे देवि ! आप जिसके प्रति अनुग्रह करती हैं उसको आप अत्यन्त महत् करदेती हैं नहीं तो जड और स्थावर पाषाणपुञ्ज मै कहॉ? और वाक्य तथा मनके अगोचर सच्चिदानन्दरूपिणी आप कहाँ? हमारे गृहमें उत्पन्न होकर आप हमारे प्रति इतना अनुग्रह कर क्यों प्रकाश करतीं यही आपके अनिर्वचनीय महत्त्वका परिचयप्रदान करता है इसमें सन्देह नहीं॥६७॥हे विमले!हमारे पक्षमें आपके जनकत्वलाभका अनन्त जन्म अश्वमेधादिजनित अथवा समाधिजनित पुण्यके अतिरिक्त और कोई कारण दिखाई नहीं देता ॥६८॥अहो ! हमारे प्रति आपने क्या अनुग्रह किया है "जगन्माता जगद्धात्री इन हिमालयकी कन्या हुई अतएव यह व्यक्तिही धन्य और भाग्यवान् है" अबसे हमारी इसप्रकार अतुल कीर्ति इस सम्पूर्ण जगत्में प्रचलित होगी ॥ ६९ ॥ जिनके जठरमें करोड करोड ब्रह्माण्ड स्थित रहते हैं वह जिनकी कन्या हुई पृथ्वीतलमें उसकी समान सौभाग्यवान् और पुण्यवान् और

महत्तरंतंकुरुषेयस्यानुग्रहमिच्छसि ॥ नोचेत्काहंजडःस्थाणुःक्वत्वंसच्चित्स्वरूपिणी ॥ ६७ ॥ असंभाव्यंजन्मशतैस्त्वत्पितृत्वंममाऽनघे ॥ अश्वमेधादिपुण्यैर्वापुण्यैर्वातत्समाधिजैः ॥ ६८ ॥ अद्यप्रपंचेकीर्तिःस्याज्जगन्मातासुताऽभवत् ॥ अहोहिमालयस्यास्यधन्योसौभाग्यवानिति ॥ ६९ ॥ यस्यास्तुजठरेसंतिब्रह्मांडानांचकोटयः ॥ सैवयस्यसुताजाताकोवास्यात्तत्समोभुवि ॥ ७० ॥ नजानेस्मत्पितॄणांकिंस्थानंस्यान्निर्मितंपरम् ॥ एतादृशानांवासाययेषांवंशेस्तिमादृशः ॥ ७१॥ इदंयथाचदत्तंमेकृपयाप्रेमपूर्णया ॥ सर्ववेदांतसिद्धंचत्वद्रूपंब्रूहिमेतथा ॥ ७२॥ योगंचभक्तिसहितंज्ञानंचश्रुतिसंमतम् ॥ वदस्वपरमेशानित्वमेवाहंयतोभवेः ॥ ७३ ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाप्रसन्नमुखपंकजा॥ वक्तुमारभतांबासाररहस्यंश्रुतिगूहितम् ॥ ७४ ॥ इतिश्रीदे०म०सप्तमस्कंधेदेवीगीतायामेकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ शृण्वंतु निर्जराःसर्वेव्याहरंत्यावचोमम ॥ यस्यश्रवणमात्रेणमद्रूपत्वंप्रपद्यते ॥ १ ॥

कौन होसक्ता है।॥७०॥जिनके वंशमें मेरी समान पुण्यवान् मनुष्यने जन्म ग्रहण किया है मेरे उन पितरोंके वासार्थ कैसे परमोत्कृष्ट समस्त स्थान निर्मित हुए है. वह मैं नहीं कहसक्ता ॥७१॥ हे मातः परमेश्वरी ! आपने जिस प्रकार प्रेमपरिपूर्ण होकर कृपा प्रकाश की है इसी प्रकार आप हमसे अपना सर्व वेदान्तसिद्ध स्वरूप॥७२॥और श्रुतिसम्मत भक्तियुक्त ज्ञान तथा योगका विषय कीर्त्तन कीजिये. क्योंकि हम उसी ज्ञानके बलसे आपका स्वरूपत्व प्राप्त करनेमें समर्थ होगे॥७३॥ व्यासजीने कहा हे महाराज ! हिमालयके इसप्रकार स्तुतियुक्त वचन सुनकर भुवनेश्वरीने प्रसन्न मुखसे श्रुत्युक्त गूढ रहस्यका विषय कहना आरम्भ किया ॥७४॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायामेकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥ देवीने कहा हे देवताओ। जिसके श्रवणमात्रसे जीवगण मेरा स्वरूपत्व प्राप्तकर

नेमें समर्थ होते हैं मैं इस समय वही विषय वर्णन करती हूं तुम समाहित चित्तसे श्रवण करो ॥ १ ॥ हे गिरिवर! सृष्टिके पूर्वमें एकमात्र मैंही विद्यमान थी अन्य और
कुछ नहीं था मेरेही आत्मस्वरूपको चित् संवित् और परब्रह्म इत्यादि नामसे निर्देश किया है ॥ २ ॥ मेरा आत्मा अनुमानके अतीत लक्ष्यके अतीत उपमाके
अतीत और जन्ममरणादिविकारके भी अतीत पदार्थ है मेरेही आत्माकी स्वतः सिद्ध एक शक्ति है यह शक्ति मायानामसे विख्यात है ॥ ३ ॥ ब्रह्मज्ञानद्वारा मायाका
विनाश होता है यह माया सती अर्थात् सदा नित्य नहीं है और मायाके न होनेसे व्यावहारिक सत्ताका विरोध होनेके कारण असती भी नहीं है सत्ता और अस
त्ताकी स्थिति सम्भव नहीं होसक्ती. अतएव माया सती और असती यह उभयात्मिका भी नहीं होसक्ती. इसप्रकार अनिर्वचनीय वस्तुरूप मायाशक्ति मोक्षकालपर्यन्त
विद्यमान रहती है ॥ ४ ॥ मेरी यह अनादि मोक्षपर्यन्त स्थायिनी मायाशक्ति अग्निकी उष्णताके समान सूर्यकी मरीचिके समान चन्द्रमाकी ज्योत्स्नाके समान
स्वभावसे उत्पन्न होती है ॥ ५ ॥ सुषुप्तिकालके समय जीवोंका व्यवहार जिसप्रकार उसमें लीन होता है इसीप्रकार प्रलयकालके समय जीवोंके कर्मसमूह जीव

अहमेवाऽऽसपूर्वंतुनान्यर्तिकचिन्नगाधिप॥तदात्मरूपंचित्संवित्परब्रह्मैकनामकम्॥२॥अप्रतर्क्यमनिर्देश्यमनौपम्यमनामयम्॥ तस्यकाचित्स्व
तःसिद्धाशक्तिर्मायेतिविश्रुता॥३॥नसतीसानाऽसतीसानोभयात्माविरोधतः॥ एतद्विलक्षणाकाचिद्वस्तुभूताऽस्तिसर्वदा ॥ ४ ॥ पावकस्योष्ण
तेवेयमुष्णांशोरिवदीधितिः ॥ चंद्रस्यचंद्रिकेवेयंममेयंसहजाध्रुवा ॥५॥ तस्यांकर्माणिजीवानांजीवाःकालाश्चसंचरे॥अभेदेनविलीनाःस्युःसुषु
प्तौव्यवहारवत् ॥६॥ स्वशक्तेश्चसमायोगादहंबीजात्मतांगता॥ स्वाधारावरणात्तस्यादोषत्वंचसमागतम् ॥७॥ चैतन्यस्यसमायोगान्निमित्तत्वं
चकथ्यते ॥ प्रपंचपरिणामाच्चसमवायित्वमुच्यते॥८॥ केचित्तांतपइत्याहुस्तमःकेचिज्जडंपरे॥ज्ञानंमायांप्रधानंचप्रकृतिंशक्तिमप्यजाम् ॥९॥

और काल यह समस्तही अभिन्न भावसे मायामें लीन हो जाते हैं ॥६॥ हे गिरिवर! यद्यपि मै निर्गुण ! हूं तथापि ऐसी मायाशक्तिके संयोगसे जगत्की कारण
स्वरूप हुई हूं किन्तु जो माया मेरा आश्रय करके रहती है उस मायाके मुझको आवरण करनेसे मायामें आश्रयावरणकता दोष विद्यमान रहता है. हे हिमवान् !
तुमको जानना चाहिये कि मेरे माया और अविद्या नामसे दो रूप हैं तिनमें विद्यारूपिणी प्रथम इसमें स्वाश्रय व्यामोहकारित्व दोष नहीं है और अविद्यारूपिणी
दूसरा इसमे स्वाश्रय व्यामोहकारित्व दोष विद्यमान है इसके द्वाराही जीवोंकी सृष्टि होती है और विद्याके द्वारा जीवगण मोक्ष प्राप्त करते है ॥७॥ मायाके सहित
चैतन्यका संयोग होनेपरही वह मायाप्रतिविम्बित चैतन्य अर्थात् चिदाभासही जगत्का निमित्तकारण है और यह माया प्रपञ्चरूप परिणाम समवायिकारण कहा जाता
है ॥८॥ कोई कोई शाखाध्यायी वेदके जाननेवाले इस मायाको तप कोई कोई तम कोई कोई जड कोई कोई ज्ञान अथवा कोई कोई माया प्रधानप्रकृति अजा और

शक्ति नामसे निर्द्देश करते है ॥ ९ ॥ शैवशास्त्रतत्वज्ञ पंडितलोग उसको विमर्श और अन्यान्य वेदतत्त्वार्थचिन्तक कोविदगण अविद्या कहकर निर्द्देश करतेहैं फलतः यह माया समस्त वेदान्तिगणोंकी उपजीव्य ( निर्वाहक ) है इसप्रकार निगमादि शास्त्रमें माया अनेक नामोंसे कही गई है ॥१०॥ जो वस्तु दृश्यमानहैं वही वही वस्तु जड हैं इस इस अभिचारी लक्षण हेतु मायाका जडत्व और स्वाधिष्ठान ज्ञाननाशहेतु मिथ्यात्व प्रतिपादित होता है किन्तु चैतन्य दृश्य पदार्थ नहीं है अत एव उसको जडभी नहीं कहा जाता ॥ ११ ॥चैतन्य स्वप्रकाश है वह अन्यके द्वारा प्रकाशित नहीं होता क्योंकि चैतन्य अन्यद्वारा प्रकाशित होता है यह स्वीकार करनेसे चैतन्य प्रकाशक प्रकाशित होता है ॥१२॥वह अन्यद्वारा प्रकाशित होता है इसप्रकार अनवस्था दोष उपस्थित होता है स्वयंप्रकाश पदार्थकी स्थिरता नहीं है यहभी नहीं कहा जाता क्योंकि उसमें कर्म्म कर्त्ताका विरोध होता है एक पदार्थमें ही एक कालमें कर्तृत्व और कर्म्मत्व नहीं रहसक्ता.अतएवदीप

विमर्शइतितांप्राहुःशैवशास्त्रविशारदाः ॥ अविद्यामितरेप्राहुर्वेदतत्त्वार्थचिंतकाः ॥ १० ॥ एवंनानाविधानिस्युर्नामानिनिगमादिषु ॥ तस्या
जडत्वंदृश्यत्वाज्ज्ञाननाशात्ततोसती ॥ ११ ॥ चैतन्यस्यनदृश्यत्वंदृश्यत्वेजडमेवतत् ॥ स्वप्रकाशंचचैतन्यंनपरेणप्रकाशितम् ॥ १२ ॥
अनवस्थादोषसत्त्वान्नस्वेनाऽपिप्रकाशितम् ॥ कर्मकर्त्रीविरोधःस्यात्तस्मात्तद्दीपवत्स्वयम् ॥ १३ ॥ प्रकाशमानमन्येषांभासकंविद्धिपर्वत ॥
अतएवचनित्यत्वंसिद्धंसंवित्तनोर्मम ॥१४॥ जाग्रत्स्वप्नसुषुप्त्यादौदृश्यस्यव्यभिचारतः ॥ संविदोऽव्यभिचारश्चनानुभूतोऽस्तिकर्हिचित्॥१५॥
यदितस्याऽप्यनुभवस्तर्ह्ययंयेनसाक्षिणा ॥ अनुभूतःसएवाऽत्रशिष्टःसंविद्वपुःपुरा ॥ १६ ॥

ककी समान चैतन्यको स्वप्रकाश पदार्थ स्वीकार करना चाहिये॥१३॥चैतन्यस्वयं प्रकाशमान पदार्थ होनेपरभी अन्य चन्द्र सूर्यादि पदार्थोंकोभी प्रकाशित करता है अतएव हे पर्व्वतवर ! मेरे संवित् रूप तनुका नित्यत्व सिद्ध हुआ॥१४॥ कारण कि जाग्रत्,स्वप्न और सुषुप्ति इत्यादि अवस्थाओंमें दृश्य पदार्थका व्यभिचार होता है किन्तु किसी अवस्थामेंही सम्वित् वा चैतन्यका व्यभिचार अनुभव नहीं होता. क्योंकि जो मैंने जाग्रत अवस्थाका अनुभव किया है वही मैं स्वप्न और सुषुप्ति अवस्थाका अनुभव करती हूं मैं इस समय सोती थी,इसप्रकार अनुभव किया अतएव सम्वित् पदार्थका कभी व्यभिचार नहीं होता॥१५॥बौद्धगण कहते है कि, जिसप्रकार सम्वित्का अनुभव होता है इसीप्रकार सम्वित्के अभावकाभी अनुभव होताहै जोसत् है वही क्षणिक है इसप्रकार अनुमानद्वाराज्ञानका भी अनित्यत्व प्रतिपादित होता है इससे कहाजाता है कि,यद्यपि सम्वित्के अभावका अनुभव होता है तथापि जिस साक्षीद्वारा उस सम्वित्के अभावका अनुभव होता है वही

साक्षी सम्वित् वपु है अर्थात् ज्ञानशरीररूपसे प्रतिपन्न होता है. क्योंकि साक्षी ज्ञानका नित्यत्व सबकोही स्वीकार करना होता है ॥ १६ ॥ अतएव अनवद्य सत शास्त्रोंके तत्वज्ञ पंडितगण कहते हैं कि, सम्वित् नित्य और परमप्रेमका आस्पद होनेसे वह आनन्दस्वरूप है. कारण कि, असुख कभी परम प्रेमका आस्पदीभूत नहीं होसक्ता॥ १७॥औ "मैं हूं" जीवोंका इस प्रकार अनुभव नहीं होता किन्तु "मैं विद्यमान हूं" इसप्रकार प्रेम सम्पूर्ण जीवोंके आत्मामें प्रतिष्ठित रहता है यदि आत्माका आनन्दरूपत्व न हो तो इसप्रकार आत्मप्रेम कभी संभव नहीं होता अतएव प्राणीमात्रके अनुभव हेतु सम्वित्का आनन्दरूपत्व सर्वथा सिद्ध हुआ है हे गिरिराज ! यह सम्पूर्ण जगत्प्रपंच मायानिर्मित है अतएव वह मिथ्या भ्रम होनेसे सर्पादि मिथ्या पदार्थका जिसप्रकार रज्जु इत्यादिके सहित सम्बन्ध नहीं होता इसी प्रकार इस जगत्के सहित मेरा (आत्माका) असङ्गत्व भली भाँति सिद्ध हुआ और यह सम्पूर्ण संसार मिथ्या और परिच्छेद्य होनेसे मेरी आत्मस्वरूपिणीकी अपरिच्छिन्नता प्रमाणित होती है ॥ १८॥ यदि कोई कहै कि, ज्ञान आत्माका स्वरूप नहीं है वह आत्माका धर्म है. यह भ्रान्तिविलास है क्योंकि यदि आत्माका धर्म होता तो अवश्यही उसकी जडता संघटित होती इसमें सन्देह नहीं. ज्ञानका जडत्व सम्भव नहीं होता अतएव अन्य कहीं भी ज्ञानका जडपरिणामित्व दिखाई नहीं देता ॥ १९॥ यदि कहो कि, जो ज्ञानका जडत्व हो वहभी नहीं होसक्ता क्योंकि ज्ञान भी चित्स्वरूप और आत्मा भी चित्स्वरूप है चित् पदार्थका धर्मत्व नहीं और चित्पदार्थ चित्से भी भिन्न नहीं होसक्ता अतएव चिद्रूप ज्ञानका धर्माधर्मभाव किसप्रकार संभव होसक्ता है ? ॥ २० ॥ अतएव आत्मा सर्वदाही ज्ञानस्वरूप आनन्दस्वरूप सत्यस्वरूप पूर्ण संगरहित और द्वैतवार्जित है ॥ २१॥ यह आत्मा कामना और कर्मादियुक्त अपनी मायाद्वारा पूर्वानुभूत संस्कार वशसे काल और कर्मके विपाकानुसार ॥ २२ ॥ चौवीस तत्त्वोंके अविवेकजनितही इसप्रकार सृष्टिविषयमें इच्छावान् होता है. हे गिरिवर ! सोता हुआ

अतएवचनित्यत्वंप्रोक्तंसच्छास्त्रकोविदैः ॥ आनंदरूपताचाऽस्याःपरप्रेमास्पदत्वतः ॥ १७ ॥ मानभूवंहिभूयासमितिप्रेमात्मनिस्थितम् ॥ सर्वस्याऽन्यस्यमिथ्यात्वादसंगत्वंस्फुटंमम ॥ १८ ॥ अपरिच्छिन्नताप्येवमतएवमताअमम ॥ तच्चज्ञानंनात्मधर्मोधर्मत्वेजडतात्मनः ॥ १९ ॥ ज्ञानस्यजडशेषत्वंनदृष्टंनचसंभवि ॥ चिद्धर्मत्वंतथानास्तिचितश्चिन्नहिभिद्यते ॥ २० ॥ तस्मादात्माज्ञानरूपः सुखरूपश्चसर्वदा ॥ सत्यःपूर्णोप्यसंगश्चद्वैतजालविवर्जितः ॥ २१ ॥ सपुनःकामकर्मादियुक्तयास्वीयमायया ॥ पूर्वानुभूतसंस्कारात्कालकर्मविपाकतः ॥ २२ ॥ अविवेकाच्चतत्त्वस्यसिसृक्षावान्प्रजायते ॥ अबुद्धिपूर्वःसर्गोऽयंकथितस्तेनगाधिप ॥ २३ ॥

पुरुष जिस प्रकार पूर्वसंस्कारसे अबुद्धिपूर्वक नींदसे उठता है इसीप्रकार आत्माकी यह सृष्टिभी कालकर्मके संस्कार अबुद्धिपूर्वकही साधित होती है ॥ २३ ॥ हे अचलेन्द्र । मैने जो तत्त्वका विषय वर्णनकिया यही सर्व्वोत्तम और मेरा अलौकिक रूपमात्र है वेदमें यही अव्याकृत अव्यक्त और मायाशवल कहकर उल्लिखित हुआ है॥२४॥और सम्पूर्ण शास्त्रोंमे इसको सर्व कारणोंका कारण सब तत्त्वका आदिभूत तथा सच्चिदानन्दविग्रह कहकर निर्देश करतेहैं ॥ २५ ॥ ज्ञान और क्रियासंयुक्त समस्त कर्म्म घनीभूत होनेसे वह ह्रींकार मंत्रका वाच्य होताहै तत्त्वदर्शी महर्षिगण उस ह्रींकाररूप मायाबीजकोही सम्पूर्ण ब्रह्माण्डका आदि तत्त्व कह कर उल्लेख करते हैं ॥२६॥उस ह्रींकारवाच्य महत्स्वरूप मायाबीज रूप आदितत्त्वसे क्रमानुसार शब्दतन्मात्ररूप अपञ्चीकृत आकाश उत्पन्न होता है अनन्तर

एतद्धियन्मयाप्रोक्तंममरूपमलौकिकम् ॥ अव्याकृतंतदव्यक्तंमायाशबलमित्यपि ॥ २४ ॥ प्रोच्यतेसर्वशास्त्रेषुसर्वकारणकारणम् ॥ तत्त्वा नामादिभूतं च सच्चिदानंदविग्रहम् ॥ २५ ॥ सर्वकर्मघनीभूतमिच्छाज्ञानक्रियाश्रयम् ॥ ह्रींकारमंत्रवाच्यंतदादितत्त्वंतदुच्यते ॥ २६ ॥ तस्मादाकाशउत्पन्नःशब्दतन्मात्ररूपकः ॥ भवेत्स्पर्शात्मकोवायुस्तेजोरूपात्मकंपुनः ॥ २७ ॥ जलंरसात्मकंपश्चात्ततोगंधात्मिकाधरा ॥ शब्दैकगुण आकाशोवायुःस्पर्शरवान्वितः ॥ २८ ॥ शब्दस्पर्शरूपगुणंतेजइत्युच्यतेबुधैः ॥ शब्दस्पर्शरूपरसैरापोवेदगुणाःस्मृताः ॥२९॥ शब्दस्पर्शरूपरसगंधैःपंचगुणाधरा॥तेभ्योऽभवन्महत्सूत्रंयल्लिंगंपरिचक्षते॥३०॥सर्वात्मकंतत्संप्रोक्तंसूक्ष्मदेहोऽयमात्मनः॥अव्यक्तंकारणोदेहः सचोक्तःपूर्वमेवहि ॥३१॥ यस्मिञ्जगद्बीजरूपंस्थितंलिंगोद्भवोयतः ॥ ततः स्थूलानिभूतानिपंचीकरणमार्गतः ॥ ३२ ॥ पंचसंख्यानिजायंतेतत त्प्रकारस्त्वथोच्यते ॥ पूर्वोक्तानिचभूतानिप्रत्येकंविभजेद्द्विधा ॥ ३३ ॥

उससे स्पर्शात्मक वायु अनन्तर उससे क्रमानुसार रूपात्मक तेज ॥२७॥ इसके उपरान्त रसात्मक जल तदनन्तर गन्धगुणात्मक पृथ्वी उत्पन्न होती है.पंडित लोग कहते है कि, आकाशगुण एकमात्र शब्द है वायुका गुण शब्द और स्पर्श है ॥२८॥ तेजका गुण शब्द स्पर्श और रूप, जलका गुण शब्द स्पर्श रूप और रस है॥ ॥२९॥ तथा शब्द स्पर्श रूप रस और गन्ध यह पाँच पृथ्वीके गुण हैं इन अपञ्चीकृत भूतोंसे व्यापक सूत्र उत्पन्न होता है वही लिंगदेहनामसे कहागया है ॥३०॥ यह सूत्र अर्थात् लिंगदेह सर्वप्राणात्मक और यही परमात्माका सूक्ष्म देह है पूर्वमे जो कहागया है जिसमे जगत्का बीज प्रतिष्ठित और जिससे लिगदेहकी उत्पत्ति है वही परमात्माका कारण देह है पूर्व्वोक्त रूपसे अपञ्चीकृत पञ्चमहाभूत उत्पन्न होनेपर ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ फिर उनसे पञ्चीकरण द्वारा जिसप्रकार पञ्चीकृत भूतकी

उत्पत्ति होती है इस समय उसकाही नियम कहती हूं हे गिरिराज ! पूर्वोक्त पञ्चमहाभूतोंके प्रत्येकको दो भागोंमें विभक्त करके ॥ ३३ ॥ और उनके एकएक भागको पुनर्वार चारभागमें विभक्त करके फिर एकएक सबमेंसे ले प्रत्येकमें मिलावे ॥ इस प्रकार यह अष्टमांश पंचीकरण लानेसे वह पंचपंच अंशयुक्त हो एक एक स्थूल महाभूत होता है ॥ ३४ ॥ इस पंचीकृत भूतपंचकका कार्य, विराड्देह है वह परमेश्वरका स्थूलदेह कहा गया है. इन पंचभूतस्थित प्रत्येकके सत्वांशसे श्रोत्र (कान) त्वगादि ( त्वचाआदि ) पंच ज्ञानेन्द्रियोंकी उत्पत्ति होती है॥ ३५ ॥ उक्त सम्पूर्ण ज्ञानेंद्रियोके प्रत्येकका सत्वांश मिलित होकर एक अन्तःकरण होता है यह अन्तःकरण वृत्तिभेदसे चारप्रकार है॥ ३६ ॥ जब उसका संकल्प और विकल्पात्मक कार्य होता है तब उसको मन जब संशयविहीनरूपसे निश्चित ज्ञानरूप कार्य होता है तब उस को बुद्धि ॥ ३७ ॥ जब अनुसंधानरूप वृत्ति होती है तब चित्त जब अहंकृतिस्वरूप आत्मवृत्तिसमन्वित होता है तब उसको अहंकार कहते हैं ॥ ३८ ॥ उन

एकैकंभागमेकस्यचतुर्धाविभजेद्गिरे ॥ स्वस्वेतरद्वितीयांशेयोजनात्पंचपंचते ॥ ३४ ॥ तत्कार्यंचविराड्देहः स्थूलदेहोऽयमात्मनः ॥ पंच
भूतस्थसत्त्वांशैःश्रोत्रादीनांसमुद्भवः ॥ ३५ ॥ ज्ञानेंद्रियाणांराजेंद्रप्रत्येकंमिलितैस्तुतैः ॥ अंतःकरणमेकंस्याद्वृत्तिभेदाच्चतुर्विधम् ॥ ३६ ॥
यदातुसंकल्पविकल्पकृत्यंतदाभवेत्तन्मनइत्यभिख्यम् ॥ स्याद्बुद्धिसंज्ञंचयदाप्रवेत्तिसुनिश्चितंसंशयहीनरूपम् ॥ ३७ ॥ अनुसंधानरूपंतच्चि
त्तंचपरिकीर्तितम् ॥ अहंकृत्यात्मवृत्त्यातुतदहंकारतांगतम् ॥ ३८ ॥ तेषांरजोंशैर्जातानिक्रमात्कर्मेन्द्रियाणिच ॥ प्रत्येकंमिलितैस्तैस्तुप्राणो
भवतिपंचधा ॥ ३९ ॥ हृदिप्राणोगुदेपानोनाभिस्थस्तुसमानकः ॥ कंठदेशेप्युदानःस्याद्व्यानःसर्वशरीरगः ॥ ४० ॥ ज्ञानेंद्रियाणिपंचैवपंच
कर्मेंद्रियाणिच ॥ प्राणादिपञ्चकंचैवधियाचसहितंमनः ॥ ४१ ॥ एतत्सूक्ष्मशरीरंस्यात्तमलिंगंयदुच्यते ॥ तत्रयाप्रकृतिःप्रोक्तासाराजन्द्वि
विधास्मृता ॥ ४२ ॥ सत्त्वात्मिकातुमायास्यादविद्यागुणमिश्रिता ॥ स्वाश्रयंयातुसंरक्षेत्सामायेतिनिगद्यते ॥ ४३ ॥

पंचभूतके प्रत्येक रजअंशसे वाक् पाणी पाद पायु (गुदा) और उपस्थनामक पंच कर्मेन्दियोंकी उत्पत्ति होती है उनमें प्रत्येकके सम्पूर्ण रजअंशमिलितहोकरप्राणअपान समान उदान और व्यान यह पंच प्राणवायु उत्पन्न होती हैं॥ ३९ ॥ उनमें प्राणवायु हृदयमें, अपानवायु गुह्यमें, समानवायु नाभिस्थलमें, उदानवायु कण्ठमें और व्यान वायु समस्त शरीरमें व्याप्त होकर स्थिति करती है ॥ ४० ॥ पंच ज्ञानेन्द्रिय पंच कर्मेन्द्रिय पंच वायु और बुद्धि तथा मन यह सत्रह पदार्थ मिलित होकर ॥ ४१ ॥ मेरे सूक्ष्म शरीर अथवा लिंगदेहकी उत्पत्ति होती है, उसमें जो प्रकृति स्थिति करती है वह दो भागमें विभक्त है ॥ ४२ ॥ एक शुद्ध सत्वात्मिक माया और दूसरी गुणमिश्रित मलिनसत्वप्रधान अविद्या कही जाती हैं. जो स्वाश्रयको आवृत न करके रक्षा करती है वही माया शब्दसे उक्त हुई है ॥ ४३ ॥

इस स्वाश्रयकी अव्यामोहकारिणी शुद्ध सत्व प्रधान मायामे परमात्माका जो प्रतिबिम्ब पड़ता है वही ईश्वरनामसे कहागया है.शुद्धसत्वप्रधान माया तदाधार ब्रह्मको आवरण न करनेके कारण यह स्वाश्रयज्ञानवान् अर्थात् व्यापक ब्रह्मको जानती है और सर्वव्यापित्व हेतु तथा सर्वत्र इसके ज्ञानावरणके अभावहेतु इसको सर्वज्ञ कहा जाता है और अचिन्त्य मायाशक्तिविशिष्ट होनेके कारण सर्वकर्ता और सम्पूर्ण जगत्का अनुग्रह करनेवाला कहा जाता है ॥ ४४॥ और मलिनसत्वप्रधान अवियामे परमात्माका जो प्रतिबिम्ब पडता है वह जीवनामसे अभिहित हुआ है॥४५॥ मलिनसत्वप्रधान अविद्या तदाश्रयरूप आनन्द करनेके कारण यह जीव सर्वदुःखका आश्रय होता है उक्त जीव और ईश्वर दोनोकेही अविद्या और विद्याद्वारा तीन देह होते है॥ ४६॥इन तीनों देहके अभिमानहेतु तीन नाम हैं जीव कारणदेहाभिमानी होनेसे उसको प्राज्ञ सूक्ष्मदेहाभिमानी होनेसे तैजस॥४७॥और स्थूलदेहाभिमानी होनेसे विश्व कहा जाता है और ईश्वरभी कारणदेहाभिमानी होनेसे 'ईश'

तस्यांयत्प्रतिबिंबंस्याद्बिंबभूतस्यचेशितुः ॥ सईश्वरःसमाख्यातःस्वाश्रयज्ञानवान्परः ॥ ४४ ॥ सर्वज्ञःसर्वकर्ताचसर्वानुग्रहकारकः ॥ अविद्यायांतुयत्किंचित्प्रतिबिंबंनगाधिप ॥४५ ॥ तदेवजीवसंज्ञंस्यात्सर्वदुःखाश्रयंपुनः ॥ द्वयोरपीहसंप्रोक्तंदेहत्रयमविद्यया ॥४६॥ देहत्रयाभिमानाच्चाप्यभून्नामत्रयंपुनः॥प्राज्ञस्तुकारणात्मास्यात्सूक्ष्मदेहीतुतैजसः ॥४७॥स्थूलदेहीतुविश्वाख्यस्त्रिविधःपरिकीर्तितः॥ एवमीशोपिसंप्रोक्तईशसूत्रविराट्पदैः ॥ ४८ ॥ प्रथमोव्यष्टिरूपस्तुसमष्ट्यात्मापरःस्मृतः ॥ सहिसर्वेश्वरःसाक्षाज्जीवानुग्रहकाम्यया ॥ ४९ ॥ करोतिविविधंविश्वंनानाभोगाश्रयंपुनः ॥ मच्छक्तिप्रेरितोनित्यंमयिराजन्प्रकल्पितः ॥ ५० ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कन्धेदेवीगीतायांद्वात्रिंशोध्यायः ॥ ३२ ॥ देव्युवाच ॥ मन्मायाशक्तिसंक्लृप्तंजगत्सर्वंचराचरम् ॥ सापिमत्तःपृथङ्मायानास्त्येवपरमार्थतः ॥ १ ॥

सूक्ष्मदेहाभिमानी होनेसे 'सूत्र' और स्थूलदेहाभिमानी होनेसे 'विराट्' नामसे अभिहित होता है॥४८॥प्रथम जीव व्यष्टि देहत्रयाभिमानी और ईश्वर समष्टिदेहत्रयाभिमानी होता है, यह सर्वेश्वर निरन्तर आनन्दानुभवहेतु तृप्त होनेपरभी जीवके प्रति मोक्षलाभरूप अनुग्रह करनेकी इच्छासे ॥ ४९ ॥ विविध भोगका आश्रयस्वरूप विश्वकी सृष्टि करता है. हे राजन् ! वह ईश्वरभी ब्रह्मरूपिणी मेरी माया शक्तिसे प्रेरित होकरही सम्पूर्ण विश्वकी सृष्टि करता है. क्योंकि मैं ब्रह्मरूपिणी हूं वह मुझमेंही रज्जुकल्पित सर्पके समान कल्पित होरहाहै अतएव उनकोभी मेरी शक्तिके अधीन जानना चाहिये॥ ५०॥इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां द्वात्रिंशोऽध्यायः॥ ३२॥देवीने कहा हे गिरिराज!चराचरयुक्त यह सम्पूर्ण जगत् मेरीही मायाशक्तिद्वारा रचित होता है वह माया मुझमेंही कल्पित होती है किन्तु वास्तवमें

वह माया मुझसे पृथक् नहीं है अतएव एकमात्र मैंही चिद्वस्तु हूं मेरे अतिरिक्त चिद्वस्तु अन्य कुछ नहीं है ॥१॥ व्यवहारदृष्टिसे वह माया विद्यादि स्वतन्त्र नामसे विख्यात होती है किन्तु तत्व अथवा ब्रह्मदृष्टिसे मायाकी विद्यमानता नहीं है केवल एकमात्र ब्रह्मही विद्यमान रहता है ॥२॥ मैंही वह चिद्ब्रह्मरूपिणी अविद्या कर्म और अनेकप्रकार संस्कारयुक्त कूटस्थ ब्रह्मरूपसे सम्पूर्ण जगत्की सृष्टि करके उसके भीतर चिदाभासरूपसे प्राणवायु आगे करके प्रवेश करती हूं ॥३॥ हे गिरिवर। इसप्रकार मेरे प्राणस्वीकारपूर्वक प्रवेश न करनेपर लोकान्तरगमन जन्म और मरणादि व्यवहार किसप्रकार सिद्ध होसक्ते है? जिसप्रकार एकमात्र व्यापक महाकाश उपाधि भेदसे घटाकाश और मठाकाश इत्यादि भिन्न भिन्न नामसे विख्यात होतेहैं. इसीप्रकार मैं अनेक स्थलमे प्राणस्वीकार करके अविद्या और अन्तःकरणके प्रभेदसे हेतु भिन्न भिन्न होती हूं अतएव उससेही अनेकप्रकार भिन्नभिन्न जीवोंकी उत्पत्ति होती है ॥४॥ जिसप्रकार सूर्य स्वीय किरणसंयोगसे पृथ्वीकी सम्पूर्ण वस्तु प्रदीपित करके

व्यवहारदृशासेयंविद्यामायेतिविश्रुता ॥ तत्त्वदृष्ट्यातुनास्त्येवतत्त्वमेवास्तिकेवलम् ॥ २ ॥ साऽहंसर्वजगत्सृष्ट्वातदंतःप्रविशाम्यहम्॥ माया कर्मादिसहितागिरेप्राणपुरःसरा ॥ ३ ॥ लोकांतरगतिर्नोचेत्कथंस्यादितिहेतुना ॥ यथायथाभवंत्येवमायाभेदास्तथातथा ॥ ४ ॥ उपाधिभे दाद्भिन्नाऽहंघटाकाशादयोयथा ॥ उच्चनीचादिवस्तूनिभासयन्भास्करःसदा ॥ ५ ॥ नदुष्यतितथैवाऽहंदोषैर्लिप्ताकदापिन ॥ मयिबुद्ध्यादि कर्तृत्वमध्यस्यैवापरेजनाः ॥ ६ ॥ वदंतिचाऽऽत्माकर्मेतिविमूढानसुबुद्धयः ॥ अज्ञानभेदतस्तद्वन्मायायाभेदतस्तथा ॥ ७ ॥ जीवेश्वरविभाग श्चकल्पितोमाययैवतु ॥ घटाकाशमहाकाशविभागःकल्पितोयथा ॥ ८ ॥ तथैवकल्पितोभेदोजीवात्मपरमात्मनोः ॥ यथाजीवबहुत्वंचमाय यैवनचस्वतः ॥ ९ ॥ तथेश्वरबहुत्वंचमाययानस्वभावतः ॥ देहेंद्रियादिसंघातवासनाभेदभेदिता ॥ १० ॥

भी दूषित नहीं होता इसीप्रकार मै भी उत्कृष्ट और निकृष्ट सम्पूर्ण वस्तुके अन्तःप्रवेशहेतु दोषलिप्त नहीं होती॥५॥ मूढबुद्धि अज्ञानद्वारा बुद्ध्यादिनिष्ठ कर्तृत्व आत्म रूपिणी मुझमें आरोपित करके आत्माकोही कर्ता कहते है किन्तु बुद्धिमान पंडितगण उसको स्वीकार नहीं करते फलतः मै जीवके भीतर कर्त्रीरूपसे न रहकर साक्षीरू पसे स्थिति करती हूं॥६॥ हे अचलेन्द्र। अविद्या और विद्याके भेदहेतु जीवबहुत्व और ईश्वरबहुत्व प्रतिपादित होता है. फलतः मायाद्वारा ही मनुष्य पशु इत्यादि जीवभेद और ब्रह्मा, विष्णु इत्यादिमे ईश्वरभेद होता है ॥७॥ जिसप्रकार महाकाश घटावच्छिन्न होनेपर महाकाश और घटाकाश ऐसा विभाग कल्पित होता है इसीप्रकार व्यापक परमात्मा जीवावच्छिन्न होकर परमात्मा और जीवात्माका इसप्रकार भेद कल्पित होता है॥८॥ जिसप्रकार जीवका बहुत्व मायाद्वारा कल्पित होता है स्वभावसे नहीं होता इसीप्रकार ईश्वरबहुत्वभी स्वभावसे नहीं होता मायाद्वाराही कल्पित होता है॥९॥ हे धरणीधर! देह इन्द्रिय और मन इत्यादिके भेदसे

अविद्याही जीवके भेदका हेतु है अन्य कुछ नही है ॥ १० ॥ और जो तीनो गुणकी वासनाभेदसे अर्थात् सात्विक राजसिक और तामसिक वासनाभेदसे मायाकी भी भिन्नता उत्पन्न होती है ॥ ११ ॥ वह विभिन्नमायाही ब्रह्मा विष्णु इत्यादि ईश्वरके भेदका कारण है नहीं तो और कुछ नहीं है- हे धराधरेन्द्र ! यह सम्पूर्ण जगत् ओतप्रोतभावसे मुझमेही स्थित रहता है ॥ १२ ॥ अतएव मैंही कारणदेहाभिमानी ईश्वर लिंगदेहाभिमानी सूत्रात्मा हिरण्यगर्भ और स्थूलदेहाभिमानी विराट् हूं मैं ही ब्रह्मा विष्णु महेश्वर और मैही ब्राह्मी वैष्णवी और रौद्री शक्ति हूं ॥ १३ ॥ मैही सूर्य मैंही चन्द्रमा मैंही तारका और मैही पशु पक्षी चाण्डाल और तस्कर हूं ॥ १४ ॥ मैंही क्रूरकर्मा व्याध और सत्कर्मा महाजन तथा मैही स्त्री पुरुष और नपुंसक हूं इसमें सन्देह नहीं ॥ १५ ॥ हे गिरिवर ! जिस किसी स्थानमे जो कोई वस्तु दिखाई देती अथवा सुनाई देती है मैं उस सम्पूर्ण वस्तुके भीतर और बाहर व्याप्त होकर सर्वदा स्थित रहती हूं ॥ १६ ॥ मेरेविना

अविद्याजीवभेदस्यहेतुर्नान्यःप्रकीर्तितः॥गुणानांवासनाभेदभेदितायाधराधर॥११॥ मायासापरभेदस्यहेतुर्नान्यःकदाचन ॥ मयिसर्वमिदंप्रोतमोतंचधरणीधर॥१२॥ईश्वरोऽहंचसूत्रात्माविराडात्माऽहमस्मिच ॥ ब्रह्माऽहंविष्णुरुद्रौचगौरीब्राह्मीचवैष्णवी ॥ १३ ॥ सूर्योऽहंतारकाश्चाऽहंतारकेशस्तथाऽस्म्यहम् ॥ पशुपक्षिस्वरूपाऽहंचांडालोऽहंचतस्करः ॥ १४ ॥ व्याधोऽहंक्रूरकर्माऽहंसत्कर्माऽहंमहाजनः ॥ स्त्रीपुन्नपुंसकाकारोऽप्यहमेवनसंशयः ॥ १५ ॥ यच्चकिंचित्क्वचिद्वस्तुदृश्यतेश्रूयतेऽपिवा ॥ अंतर्बहिश्चतत्सर्वंव्याप्याऽहंसर्वदास्थिता ॥ १६ ॥ नतदस्ति मयात्यक्तंवस्तुकिंचिच्चराचरम् ॥ यद्यस्तिचेत्तच्छून्यंस्याद्वंध्यापुत्रोपमंहितत् ॥ १७ ॥ रज्जुर्यथासर्पमालाभेदैरेकाविभातिहि ॥ तथैवेशादिरूपेणभाम्यहंनात्रसंशयः ॥ १८ ॥ अधिष्ठानातिरेकेणकल्पितंतन्नभासते ॥ तस्मान्मत्सत्तयैवैतत्सत्तावन्नान्यथाभवेत् ॥ १९ ॥ हिमालयउवाच ॥ यथावदसिदेवेशिसमष्ट्यात्मवपुस्त्विदम् ॥ तथैवद्रष्टुमिच्छामियदिदेविकृपामयि ॥ २० ॥ व्यासउवाच ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वा सर्वेदेवाःसविष्णवः ॥ ननंदुमुदितात्मानःपूजयंतश्चतद्वचः ॥ २१ ॥

चराचरकी कोई वस्तु विद्यमान नहीं है यदि कुछ है तो वह वन्ध्याके पुत्रकी समान निरर्थक है॥ १७॥जिसप्रकार एकमात्र रज्जु सर्प और मालादिरूपसे प्रति भात होती है इसप्रकार एकमात्र मैही ब्रह्मरूपिणी मैही ईश्वरादि रूपसे प्रतिभात होती हूं इसमे सन्देह नहीं है ॥ १८ ॥ क्योंकि यह कल्पित जगत् अधिष्ठानसत्ताके अतिरिक्त हेतु प्रतिभात नहीं होता यह मेरी सत्ताद्वाराही सत्तावान् होता है नहीं तो अन्य किसीप्रकार सम्भव नहीं होसक्ता॥ १९॥हिमालयने कहा हे देवि!यदि मेरे प्रति आपकी कृपा हो तो आपकी समष्ट्यात्मक अर्थात् सर्वसमष्टि रूप सर्वाभिमानी विराड्मूर्ति देखनेकी इच्छा करता हूं आप अनुग्रहकरके वह मुझको दिखाइये॥२०॥ व्यासजीने कहा हे महाराज!गिरिवरके यह वचन सुनकर विष्णु इत्यादि सम्पूर्ण,देवताओंने प्रसन्नचित्त,हो अत्यन्त मानसहित उनके उस वचनका अनुमोदन किया२१

अनन्तर भक्तोंकी वाञ्छा पूर्ण करनेवाली भक्तोंकी कामधेनु और कल्याणरूपिणी देवी भुवनेश्वरीने अपना रूप देखनेमें देवताओंको उत्सुक जानकर अपना विराट्रूप दिखाया ॥ २२ ॥ वह महादेवीके उस विराट्रूपको देखनेलगे. सम्पूर्ण ऊर्ध्वस्थित सत्यलोक उस विराट्रूपिणीका मस्तक चन्द्रमा और सूर्य उसकी दोनों आँखे ॥ २३ ॥ सम्पूर्ण दिशा श्रोत्र ( कान ) सम्पूर्ण वेद वाक्य, वायु उसका प्राण, विश्व उसका हृदय, पृथ्वी जघनस्थल ॥ २४ ॥ नभस्थल अर्थात् भुवर्लोक नाभिसरोवर ज्योतिर्मण्डल ऊरुस्थल महर्लोक ग्रीवा जनलोक मुखमण्डल ॥ २५ ॥ सत्यलोकके अधःस्थित तपोलोक उसका ललाटफलक इन्द्रादि देवतायुक्त स्वर्गलोक उसकी बाहु, शब्द उस महेश्वरीका श्रवणेन्द्रिय ॥ २६ ॥ दोनों अश्विनीकुमार उसके नासापुट, गन्ध घ्राणेन्द्रिय मुखके भीतर अग्नि,

अथदेवमतंज्ञात्वाभक्तकामदुघाशिवा ॥ अदर्शयन्निजंरूपंभक्तकामप्रपूरिणी ॥ २२ ॥ अपश्यंस्तेमहादेव्याविराड्रूपंपरात्परम् ॥ द्यौर्मस्तकं भवेद्यस्यचंद्रसूर्यौचचक्षुषी ॥ २३ ॥ दिशःश्रोत्रेवचोवेदाःप्राणोवायुःप्रकीर्तितः ॥ विश्वंहृदयमित्याहुःपृथिवीजघनंस्मृतम् ॥ २४ ॥ नभस्तलंनाभिसरोज्योतिश्चक्रमुरःस्थलम् ॥ महर्लोकस्तुग्रीवास्याज्जनोलोकोमुखंस्मृतम् ॥२५॥ तपोलोकोरराटिस्तुसत्यलोकादधःस्थितः॥ इंद्रादयोबाहवःस्युःशब्दःश्रोत्रंमहेशितुः ॥ २६ ॥ नासत्यदस्रौनासेस्तोगंधोघ्राणंस्मृतोबुधैः ॥ मुखमग्निःसमाख्यातोदिवारात्रीचपक्ष्मणी ॥ २७ ॥ ब्रह्मस्थानंभ्रूविजृंभोऽप्यापस्तालुःप्रकीर्तिताः ॥ रसोजिह्वासमाख्यातायमोदंष्ट्राःप्रकीर्तिताः ॥ २८ ॥ दंताःस्नेहकलायस्यहासोमायाप्रकीर्तिता ॥ सर्गस्त्वपांगमोक्षःस्याद्व्रीडोर्ध्वोष्ठोमहेशितुः ॥ २९ ॥ लोभःस्यादधरोष्ठोऽस्याधर्ममार्गस्तुपृष्ठभूः ॥ प्रजापतिश्चमेढ्रंस्याद्यःस्रष्टाजगतीतले ॥ ३० ॥ कुक्षिःसमुद्रागिरयोऽस्थीनिदेव्यामहेशितुः ॥ नद्योनाड्यःसमाख्यातावृक्षाःकेशाःप्रकीर्तिताः ॥ ३१ ॥ कौमारयौवनजरावयोऽस्यगतिरुत्तमा ॥ बलाहकास्तुकेशाःस्युःसंध्येतेवाससीविभोः ॥ ३२ ॥

दिन और रात उसके दोनों पक्ष्मरूपसे प्रकाश पाते थे ॥ २७ ॥ और उनकी दोनों भौंहे चतुर्मुख ब्रह्माजीका स्थान, जल उसका तालु, रस उसकी जिह्वा, यमराज उनकी डाढें ॥ २८ ॥ स्नेह विलास दांत, माया उसका हास्य, ब्रह्माण्डसृष्टि उसका कटाक्ष, व्रीडा ऊर्द्ध ओष्ठ ॥ २९ ॥ लोभ अधर और अधर्म उसका पृष्ठभाग, जो जगतीतलमें सृष्टिकर्ता प्रजापति है वह उसका मेढ्र ॥ ३० ॥ सम्पूर्ण समुद्र कुक्षि समस्त पर्वत उस महेश्वरीके अस्थिस्वरूप, समस्त नदियें नाडी और सम्पूर्ण वृक्ष उसके केशरूपसे प्रकाश पाते थे ॥ ३१ ॥ हे राजेन्द्र ! कौमार यौवन और

जरा उसकी उत्तम गति मेघसमूह उसका केशजाल दोनो सन्ध्या उन परम प्रभुकी दोनो वस्त्ररूप॥ ३२॥चन्द्रमा उस जगदम्बिकाका मन हरि उसकी विज्ञानशक्ति और रुद्र उसके अन्तःकरण ॥ ३३॥ अश्वादि सम्पूर्ण जीव उसको नितम्ब देश और अतलादि सम्पूर्ण महलोंक उसके कटिदेशसे चरणकमलोंतक स्थिति करते थे ॥ ३४॥देवतागण आश्चर्ययुक्त नेत्रोंसे जगदम्बिकाकी इसप्रकार मूर्ति देखने लगे उनकी उस मूर्तिसे सहस्र सहस्र ज्वाला माला निकलने लगीं, जिह्वाद्वारा सम्पूर्ण जगत्का आस्वादन करने लगी ॥ ३५ ॥ दोनों दशनपंक्तियोंमें कटकटा शब्द होनेलगा सम्पूर्ण अक्षियोसे अग्नि उद्गार आरम्भ हुआ, हाथमें अनेक प्रकारके आयुध, ब्राह्मण और क्षत्रिय उस घोर दर्शन वीरपुरुषके ओदनस्वरूप॥ ३६॥उनकी उस मूर्तिमें अनेक मस्तक अनेक नेत्र और अनेक चरणथे जिनकी सीमा नहीं उस मूर्तिके देखनेसे बोध होता था कि, एकबारही करोड सूय उदय हुए है मानों अनेकविद्युन्माला एकत्र प्रकाशित होरही है ॥ ३७॥ महादेवीके वह महाभयंकर

राजन्छ्रीजगदंबायाश्चंद्रमास्तुमनःस्मृतः ॥ विज्ञानंशक्तिस्तुहरीरुद्रोंतःकरणंस्मृतम् ॥ ३३ ॥ अश्वाद्विजातयःसर्वाःश्रोणिदेशेस्थिताविभोः ॥ अतलादिमहालोकाःकट्यधोभागतांगताः॥ ३४ ॥ एतादृशंमहारूपंददृशुःसुरपुंगवाः ॥ ज्वालामालासहस्राढ्यंलेलिहानंचजिह्वया ॥ ३५ ॥ दंष्ट्राकटकटारावंवमंतंवह्निमक्षिभिः ॥ नानायुधधरंवीरंब्रह्मक्षत्रौदनंचयत् ॥ ३६ ॥ सहस्रशीर्षनयनंसहस्रचरणंतथा ॥ कोटिसूर्यप्रतीकाशंविद्युत्कोटिसमप्रभम् ॥ ३७ ॥ भयंकरंमहाघोरंहृदक्ष्णोस्त्रासकारकम् ॥ ददृशुस्तेसुराःसर्वेहाहाकारंचचक्रिरे ॥ ३८ ॥ विकंपमानहृदयामूर्च्छामापुर्दुरत्ययाम्॥स्मरणंचगतंतेपांजगदंबेयमित्यपि ॥३९॥ अथतेयेस्थितावेदाश्चतुर्दिक्षुमहाविभोः ॥ बोधयामासुरत्युग्रंमूर्छांतोमूर्च्छितान्सुरान्॥४०॥ अथतेधैर्यमालंब्यलब्ध्वाचश्रुतिमुत्तमाम् ॥ प्रेमाश्रुपूर्णनयनारुद्धकंठास्तुनिर्जराः ॥ ४१ ॥ बाष्पगद्गदयावाचास्तोतुंसमुपचक्रिरे ॥ देवाऊचुः ॥ अपराधंक्षमस्वांबपाहिदीनांस्त्वदुद्भवान् ॥ ४२ ॥

नेत्रभी मनको त्रास उत्पन्न करते थे इसप्रकार महाघोर विराट्मूर्ति देख सम्पूर्ण देवतालोग भीत होकर हाहाकार करनेलगे ॥ ३८ ॥ और उनका हृदय कांपनेलगा वह अत्यन्त मूर्च्छासे आक्रान्त होगये " यही हमारी पालना करनेवाली जगदम्बिका है " यह ज्ञान एकबारही दूर होगया ॥ ३९ ॥ उससमय उन भुवनेश्वरीके चारोंओर जो सम्पूर्ण वेद स्थिति करते थे उन्होने मूर्च्छासे उठायकर देवताओंको समझाया ॥ ४० ॥ अनन्तर वह निर्जरगण वह अत्युत्तम स्तुति प्राप्तकर धैर्य्यअवलम्बनपूर्वक अन्तर्जनित बाष्पसे रुद्धकण्ठ हो ॥ ४१॥ प्रेमविगलित अश्रुपूर्ण नेत्रोंसे गद्गदवचनद्वारा जगदम्बिकाका स्तव करनेलगे देवताओंने कहा हे मातः ! हम अत्यन्त दीन और आपसेही हम उत्पन्न हुए है आप हमारा अपराध क्षमा कीजिये ॥ ४२ ॥

और हमारे प्रति कोप त्याग कीजिये, हम आपके इस रूपको देखनेसे अत्यन्त भीत हुएहै हे देवि। पामर अमरगण आपकी क्या स्तुति करैं ? ॥ ४३ ॥ आप स्वयं जब कि, अपने पराक्रमकी सीमा करनेमें असमर्थ है तब हम आपके पीछे जन्म ग्रहण करके किसप्रकार उसको जानसक्के है ॥ ४४ ॥ हे प्रणवात्मिके भुवनेश्वरि ! हम आपको नमस्कार करतेहै. हे देवि । सम्पूर्ण वेदान्तशास्त्रमें आपको प्रतिपादित किया है हम आपकी उसी ह्रींकारमूर्तिको नमस्कार करते है ॥ ४५ ॥ जिनसे अग्नि सूर्य चन्द्रमा और जिनसे सम्पूर्ण औषधियें उत्पन्न हुई है उन्हीं सर्वात्मरूपिणीको नमस्कार है ॥ ४६ ॥ जिनसे सम्पूर्ण देवतागण साध्य गण पशुगण पक्षिगण और मनुष्यगण उत्पन्न हुए है हम उन्हीं सर्वात्मरूपिणी देवीके विराटरूपको नमस्कार करते हैं॥ ४७ ॥जिनसे प्राण अपान व्रीहि यव तपस्या

कोपंसंहरदेवेशिसभयारूपदर्शनात्॥कातेस्तुतिःप्रकर्तव्यापामरैर्निर्जरैरिह ॥४३॥ स्वस्याप्यज्ञेयएवाऽसौयावान्यश्चस्वविक्रमः ॥ तदर्वाग्जायमानानांकथंसविषयोभवेत्॥४४॥नमस्तेभुवनेशानिनमस्तेप्रणवात्मिके।सर्ववेदान्तसंसिद्धेनमोह्रींकारमूर्तये ॥४५॥ यस्मादग्निःसमुत्पन्नोयस्मात्सूर्यश्चचंद्रमाः॥यस्मादोषधयःसर्वास्तस्मैसर्वात्मनेनमः ॥ ४६ ॥ यस्माच्चदेवाःसंभूताःसाध्याःपक्षिणएवच॥पशवश्चमनुष्याश्चतस्मैसर्वात्मनेनमः ॥४७ ॥ प्राणापानौव्रीहियवौतपःश्रद्धाऋतंतथा ॥ ब्रह्मचर्यंविधिश्चैवयस्मात्तस्मैनमोनमः ॥ ४८ ॥ सप्तप्राणार्चिषोयस्मात्समिधःसप्तएवच ॥ होमाःसप्ततथालोकास्तस्मैसर्वात्मनेनमः ॥ ४९ ॥ यस्मात्समुद्रागिरयःसिंधवःप्रचरंतिच॥ यस्मादोषधयःसर्वारसास्तस्मैनमोनमः ॥ ५०॥ यस्माद्यज्ञःसमुद्भूतोदीक्षायूपश्चदक्षिणाः ॥ ऋचोयजूंषिसामानितस्मैसर्वात्मनेनमः ॥ ५१ ॥ नमःपुरुस्तात्पृष्ठेचनमस्तेपार्श्वयोर्द्वयोः ॥ अधऊर्ध्वंचतुर्दिक्षुमातर्भूयोनमोनमः ॥ ५२ ॥

श्रद्धा सत्य ब्रह्मचर्य और सम्पूर्ण हितकर्तव्यतारूप विधि उत्पन्न हुई है हम उन्हीं सर्वात्मिका महामायाकी महामूर्तिको नमस्कार करतेहै॥ ४८॥जिनसे सप्त प्राण सप्त दीप्ति सप्त समाधि सप्त होम और सप्त लोक उत्पन्न हुएहैं हम उन्हीं सर्वस्वरूपिणीको नमस्कार करते हैं॥ ४९॥जिनसे सम्पूर्ण समुद्र सम्पूर्ण पर्वत समस्त नदी सम्पूर्ण औषधि और समस्त रस उत्पन्न हुए है हम उन्हीं भुवनेश्वरीकी विराट्मूर्तिको नमस्कार करते है ॥५०॥ जिनसे यज्ञ यूप और दाक्षिणा एवं ऋक् यजु और सामवेद उत्पन्न हुए है हम महामायाके उस अखिल विश्वात्मक विराटरूपको नमस्कार करतेहै॥ ५१॥हे मातः महामाये।आपके पुरोभागमेंनमस्कार आपके पृष्ठभागमे नमस्कार आपके दोनो पार्श्वमे

नमस्कार आपके ऊर्ध्वभागमें नमस्कार आपके अधोभागमें नमस्कार और आपके चारो ओर वारंवार नमस्कार करते हैं॥५२॥हे देवि ! आप अपने इस अलौकिक रूपको दूर करके अपना परमसुन्दर मनोहररूप हमको दिखाइये ॥५३॥व्यासजीने कहा हे राजन् ! करुणाकी अर्णवरूपिणी जगदम्बिकाने सुरगणोंको भीत देख अपना घोर विराट्रूप दूर करके परमसुन्दर भुवनमोहन पूर्वरूप दिखाया ॥ ५४॥ उनका सम्पूर्ण शरीर कोमल होगया उन्होंने एक हस्तमे पाश और एक हस्तमें अंकुशास्त्र धारण किया अपर दोनों हाथोंमेंसे एक हस्तमें वरदान और अन्य हस्त अभयदान भङ्गिमामें उद्यत उनके नेत्र देखनेसे बोध होता था कि, मानो उनके एकबारही करुणारससे परिपूर्ण मुखकमलमें कुछेक हास्य विराजमान हैं ॥ ५५ ॥ देवतागण जगदम्बिकाकी इसप्रकार मूर्ति देखकर भयरहित

उपसंहरदेवेशिरूपमेतदलौकिकम्॥ तदेवदर्शयाऽस्माकंरूपंसुंदरसुन्दरम् ॥ ५३ ॥ व्यासउवाच॥इतिभीतान्सुरान्दृष्ट्वाजगदंबाकृपार्णवा ॥ संहृत्यरूपंघोरंतदर्शयामाससुंदरम् ॥ ५४ ॥ पाशांकुशवराभीतिधरंसर्वांगकोमलम् ॥ करुणापूर्णनयनंमंदस्मितमुखांबुजम् ॥ ५५॥ दृष्ट्वातत्सुंदरंरूपंतदाभीतिविवर्जिताः॥शांतचित्ताःप्रणेमुस्तेहर्षगद्गदनिःस्वनाः ॥ ५६॥ इतिश्रीदेवी०महापुराणेसप्तमस्कंधेदेवीगीतायांत्रयस्त्रिंशोध्यायः ॥ ॥ ३३॥श्रीदेव्युवाच ॥ क्वयूयंमंदभाग्यावैक्वेदंरूपंमहाद्भुतम् ॥ तथापिभक्तवात्सल्यादीदृशंदर्शितंमया ॥ १ ॥ नवेदाध्ययनैर्योगैर्नदानैस्तपसेज्यया॥रूपंद्रष्टुमिदंशक्यंकेवलंमत्कृपांविना ॥ २ ॥ प्रकृतंशृणुराजेंद्रपरमात्माऽत्रजीवताम् ॥ उपाधियोगात्संप्राप्तःकर्तृत्वादिकमप्युत॥३॥ क्रियाःकरोतिविविधाधर्माधर्मैकहेतवः ॥ नानायोनीस्ततःप्राप्यसुखदुःखैश्चयुज्यते ॥ ४ ॥ पुनस्तत्संस्कृतिवशान्नानाकर्मरतःसदा ॥ नानादेहान्समाप्नोतिसुखदुःखैश्चयुज्यते ॥ ५ ॥

हो शान्त चित्तसे हर्ष और गद्गदशब्दपूर्वक प्रणाम करनेलगे ॥ ५६ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३३ ॥ ॥ छ ॥ श्रीदेवी बोली कहां तो तुम मन्दभाग्य और कहां यह मेरा अद्भुत रूप तौभी भक्तिवत्सलतासे तुमको मैंने यह रूप दिखाया है ॥ १ ॥ वेदाध्ययन योग दान तप यज्ञसे यह मेरा रूप नहीं दीखता इसमे केवल मेरी कृपाही कारण है ॥ २ ॥ अब उसी प्रकृत विषयको श्रवणकरो जो परमात्मा उपाधियोगसे जीवताको प्राप्त और कर्तृआदिपदसे व्यवहार किया जाता है ॥ ३ ॥ धर्म अधर्मके कारण अनेक प्रकारकी क्रिया करता है और यह जीव अनेक योनियोंको प्राप्त होकर सुखदुःख भोगता है ॥ ४ ॥ फिर उन्ही संस्कारोंके वशसे अनेक प्रकारके कर्मोंमें रत होता है. अनेक देहोंसे युक्त हो अनेक सुखदुःख पाताहै ॥५॥

वडीयन्त्रके समान यह सदा विचरताही रहता है इसको कभी विश्राम नहीं मिलता आजतक अनेक सृष्टि प्रलय हुई पर इसका विराम न हुआ इसका मूल अज्ञान है इस अज्ञानसे इच्छा और उससे क्रिया होती है ॥ ६ ॥ इससे अज्ञान नाशके निमित्त क्रिया करनी चाहिये यही जन्मकी सफलता है ॥ ७ ॥ जो अज्ञाननाश कियाजाय "यो ह्यविदित्वात्मानमस्माल्लोकात्प्रैति स कृपणः" इति श्रुतेः । पुरुषार्थकी समाप्ति जीवन्मुक्तकी दशाकी प्राप्ति और अज्ञाननाशनमें एक विद्याही समर्थ है ॥ ८ ॥ हे पर्वतराज ! अज्ञानसे उत्पन्न कर्म अज्ञानसे उत्पन्न हुए कर्मके नाशमें समर्थ नहीं है. कारण कि इन दोनोंका परस्पर विरोध नहीं है कर्मद्वारा अज्ञानके नाशकी आशा न करनी चाहिये ॥ ९ ॥ कारण कि, यह अनर्थके देनेवाले कर्म वारंवार प्रगट होते हैं फिर राग और फिर द्वेष इससे

घटीयंत्रवदेतस्यनविरामःकदापिहि ॥ अज्ञानमेवमूलंस्यात्ततः कामःक्रियास्ततः ॥ ६ ॥ तस्मादज्ञाननाशाययतेतनियतंनरः ॥ एतद्धिजन्मसाफल्यंयदज्ञानस्यनाशनम् ॥ ७ ॥ पुरुषार्थसमाप्तिश्चजीवन्मुक्तदशापिच ॥ अज्ञाननाशनेशक्ताविद्यैवतुपटीयसी ॥ ८ ॥ नकर्मतज्जन्नोपास्तिर्विरोधाभावतोगिरे ॥ प्रत्युताशाज्ञाननाशेकर्मणानैवभाव्यताम् ॥ ९ ॥ अनर्थदानिकर्माणिपुनःपुनरुशंतिहि ॥ ततोरागस्ततोदोषस्ततोनर्थोमहान्भवेत् ॥ १० ॥ तस्मात्सर्वप्रयत्नेनज्ञानंसंपादयेन्नरः ॥ कुर्वन्नेवेहकर्माणीत्यतःकर्माप्यवश्यकम् ॥ ११ ॥ ज्ञानादेवहिकैवल्यमतःस्यात्तत्समुच्चयः ॥ सहायतांव्रजेत्कर्मज्ञानस्यहितकारिच ॥१२॥ इतिकेचिद्वदंत्यत्रतद्विरोधान्नसंभवेत् ॥ ज्ञानाद्धृद्ग्रंथिभेदःस्याद्धृद्ग्रंथौकर्मसंभवः ॥ १३ ॥ यौगपद्यंनसंभाव्यंविरोधात्तुततस्तयोः ॥ तमःप्रकाशयोर्यद्वद्यौगपद्यंनसंभवि ॥ १४ ॥ तस्मात्सर्वाणिकर्माणिवैदिकानिमहामते ॥ चित्तशुद्ध्यंतमेवस्युस्तानिकुर्यात्प्रयत्नतः ॥ १५ ॥

महाअनर्थ होता है ॥ १० ॥ इसकारण सब प्रयत्नसे मनुष्यको ज्ञान सम्पादन करना चाहिये और "कुर्वन्नेवेह कर्माणि" इस श्रुतिसे कर्मकोभी सदा करना आवश्यक कहा है ॥ ११ ॥ तथा 'ज्ञानादेवहि कैवल्यम्' अर्थात् ज्ञानसेही मुक्ति होतीहै इनका समुच्चय इसप्रकार है कि, ज्ञानके होनेमें कर्म सदा सहायक है १२ ॥ इसप्रकार इसविषयमें कोई कहते हैं इस भांतिसे विरोध सम्भव नहीं होता कारण कि, ज्ञानसे हृदयकी गांठ खुलती है, और हृदयकी ग्रंथिमें कर्म स्थित है जहां ज्ञानके आगे कर्मकी भावना हो वहां ज्ञानकर्मका समुच्चय कहनाचाहिये ॥ १३ ॥ इसकारण उन ज्ञान और कर्मका तम और प्रकाशकी समान एकसाथ विरोध नहीं संभव होसक्ता, इसकारण यदि ज्ञान उत्पन्न न हो तो यावज्जीव कर्मानुष्ठान करतारहै ॥ १४ ॥ हे महामते ! इस कारण जितने

वैदिक कर्म हैं, वह सब चित्तशुद्धिके निमित्त हैं उनको यत्नपूर्वक करना चाहिये, चित्तशुद्धिहोनेसे ज्ञान प्राप्त होकर ज्ञानी होगा॥ १५॥शम--अन्तर इन्द्रियका निग्रह, दम बाह्य इन्द्रियोंका निग्रह तितिक्षा,शीत उष्ण आदिका सहना वैराग्य दोनों लोकके फलमें विराग और अन्तःकरणकी शुद्धि जबतक यह प्राप्त न हो तबतक कर्म करता रहै फिर कर्म करनेकी आवश्यकता नहीं॥ १६॥ज्ञान होनेपर सब कुछ त्याग आत्मवान् गुरुका आश्रय करै वेदपाठी ब्रह्ममें निष्ठावाले वेदवेदांगके ज्ञातासे छल रहित भक्तिपूर्वक॥ १७॥सावधान हो नित्य वेदांत श्रवण करै और 'तत्त्वमसि' इत्यादि वाक्योंका नित्यही अर्थ विचारता रहै॥ १८॥ "तत्त्वमसि" इत्यादिवाक्य जीव और ईशकी एकताबोधक है इनकी एकता जानकर यह निर्भय होकर मेरा रूप होजाता है ॥ १९ ॥ पहले पदार्थका ज्ञान फिर वाक्यार्थका ज्ञान करै हे पर्वतराज 'तत्' पदका अर्थ षड्गुण ऐश्वर्यसम्पन्न मैं हूं ॥ २०॥ और 'त्वं' पदका वाच्यार्थ निःसन्देह जीव है, 'असि' पदसे दोनो जीव ईश्वरकी एकता ज्ञात

शमोदमस्तितिक्षाचवैराग्यंसत्त्वसंभवः॥ तावत्पर्यंतमेवस्युःकर्माणिनततःपरम् ॥ १६ ॥ तदंतेचैवसंन्यस्यसंश्रयेद्गुरुमात्मवान् ॥ श्रोत्रियंब्रह्मनिष्ठंचभक्त्यानिर्व्याजयापुनः ॥ १७ ॥ वेदांतश्रवणंकुर्यान्नित्यमेवमतंद्रितः ॥ तत्त्वमस्यादिवाक्यस्यनित्यमर्थंविचारयेत् ॥ १८ ॥ तत्त्वमस्यादिवाक्यंतुजीवब्रह्मैक्यबोधकम् ॥ ऐक्येज्ञातेनिर्भयस्तुमद्रूपोहिप्रजायते ॥ १९ ॥ पदार्थावगतिःपूर्ववाक्यार्थावगतिस्ततः ॥ तत्पदस्यचवाक्यार्थोगिरेऽहंपरिकीर्तितः ॥ २० ॥ त्वंपदस्यचवाच्यार्थोजीवएवनसंशयः ॥ उभयोरैक्यमसिनापदेनप्रोच्यतेबुधैः ॥ २१ ॥ वाच्यार्थयोर्विरुद्धत्वादैक्यंनैवघटेतह ॥ लक्षणाऽतःप्रकर्तव्यातत्त्वमोःश्रुतिसंस्थयोः ॥२२॥ चिन्मात्रंतुतयोर्लक्ष्यंतयोरैक्यस्यसंभवः ॥ तयोरैक्यंतथाज्ञात्वास्वाभेदेनाद्वयोभवेत् ॥ २३ ॥

होती है अर्थात् वही तू है ॥ २१ ॥ यदि कहो कि, अत्यन्त विरुद्ध धर्मवाले जीवेश्वरकी एकता किसप्रकार होसक्ती है तो भागलक्षणासे कहते हैं. आशय यह कि, जब वाच्यार्थ विरुद्ध होनेसे दोनोंकी एकता न घटे तो उसमे लक्षणा करनी चाहिये जीवके असर्वज्ञत्व और परिच्छिन्नत्व आदि निकृष्ट धर्म हैं ईश्वरकी सर्वज्ञता व्यापकता आदि उत्कृष्ट धर्म है तब इनका अभेद कैसे हो इसपर श्रुतिसम्मत 'तत,त्वं' पदकी लक्षणा करनी चाहिये ॥ २२ ॥ किस अर्थमे लक्षणा करनी चाहिये ? तब कहते है कि, चिन्मात्रमे लक्षणा होती है, सर्वज्ञत्वादिविशिष्ट ब्रह्मचैतन्य ईश्वर है असर्वज्ञत्वादिविशिष्ट ब्रह्मचैतन्य जीव है इनमें दोनो धर्म छोडकर चिन्मात्र भागत्यागलक्षणासे ग्रहण करना, इसप्रकार लक्षणासे दोनोकी एकता होगी अपने अभेदसे इनकी एकताका ज्ञान होनेसे

अद्वय होगा यह इसका महाफल है ॥२३॥ वही यह देवदत्त है इस वाक्यसे तत्कालविशिष्ट देवदत्तका इस कालविशिष्ट देवदत्तसे भेद होनेपरभी वैशिष्टयरूप दोनो धर्मके त्यागसे अविरुद्ध व्यक्तिको भागत्यागलक्षणासे ग्रहणकर अभेद किया जाता है इसीकारण लक्षणा ग्रहण की है इस अनुभवसे स्थूलादिभेदरहित हो यह ब्रह्मभावको प्राप्त होता है ॥२४॥ पंचीकृतमहाभूतसेही यह स्थूलदेह प्रगट हुआ है, यह भोगका स्थान जरा व्याधि तथा सब कर्मोंसे युक्त है ॥२५॥ यह मिथ्या भी है परन्तु मायासे सत्यसा दीखता है, हे पर्वतराज! यह मेरे आत्माकी स्थूल उपाधि है॥ २६॥ ज्ञानकर्मेन्द्रियसे युक्त प्राणपंचकसे संयुक्त तथा मनबुद्धिसे युक्त देह सूक्ष्म उपाधि है ॥२७॥ अपंचीकृत भूतोंसे प्रगट यह आत्माका सूक्ष्म देह है, यह अन्तःकरणकी सुखदुःखादि अवबोधक दूसरी उपाधि है॥ २८॥ हे नगेश्वर! अनादि अनि

देवदत्तःसएवाऽयमितिवल्लक्षणास्मृता ॥ स्थूलादिदेहरहितोब्रह्मसंपद्यतेनरः ॥ २४॥ पंचीकृतमहाभूतसंभूतःस्थूलदेहकः ॥ भोगालयोजराव्याधिसंयुतःसर्वकर्मणाम् ॥ २५ ॥ मिथ्याभूतोऽयमाभातिस्फुटंमायामयत्वतः ॥ सोऽयंस्थूलउपाधिःस्यादात्मनोमेनगेश्वर ॥ २६ ॥ ज्ञानकर्मेंद्रिययुतंप्राणपंचकसंयुतम् ॥ मनोबुद्धियुतंचैतत्सूक्ष्मंतत्कवयोविदुः ॥ २७ ॥ अपंचीकृतभूतोत्थंसूक्ष्मदेहोऽयमात्मनः॥ द्वितीयोऽयमुपाधिःस्यात्सुखादेरवबोधकः ॥ २८ ॥ अनाद्यनिर्वाच्यमिदमज्ञानंतुतृतीयकः ॥ देहोऽयमात्मनोभातिकारणात्मानगेश्वर ॥ २९ ॥ उपाधिविलये जातेकेवलात्मावशिष्यते ॥ देहत्रयेपंचकोशाअंतःस्थाःसंतिसर्वदा ॥ ३० ॥ पंचकोशपरित्यागेब्रह्मपुच्छंहिलभ्यते ॥ नेतिनेतीत्यादिवाक्यैर्ममरूपंयदुच्यते ॥ ३१ ॥ नजायतेम्रियतेतत्कदाचिन्नाऽयंभूत्वानबभूवकश्चित्॥अजोनित्यःशाश्वतोऽयंपुराणोनहन्यतेहन्यमानेशरीरे ॥३२॥ हतंचेन्मन्यतेहंतुंहतश्चेन्मन्यतेहतम् ॥ उभौतौनविजानीतोनाऽयंहंतिनहन्यते ॥३३॥ अणोरणीयान्महतोमहीयानात्मास्यजंतोर्निहितोगुहायाम् ॥ तमक्रतुःपश्यतिवीतशोकोधातुःप्रसादान्महिमानमस्य ॥ ३४ ॥

र्वाच्य अज्ञानयुक्त यह कारणशरीर तीसरा है ॥ २९ ॥ इन स्थूलसूक्ष्मकारण उपाधियोंके लीन होनेमें केवल आत्मा अवशेष रहता है इन तीनों देहोंमे अन्नमय प्राणमय मनोमय विज्ञानमय आनंदमय यह पांच कोश सदा अन्तर स्थित रहते हैं ॥ ३० ॥ इन पंचकोशके त्यागमे 'ब्रह्म पुच्छप्रतिष्ठा' ब्रह्ममें प्रतिष्ठा प्राप्त होती है जो नेति२इत्यादि वाक्योंसे मेरा रूप कहा जाता है ॥३१॥ यह ब्रह्मरूप न कभी उत्पन्न होता न मरता, न कभी होनेवाला और न कभी हुआ है यह अज नित्य शाश्वत पुरातन छहो विकारोंसे रहित है शरीरके हन्यमान होनेपरभी मरता नहीं हन्यमान नहीं होता ॥ ३२ ॥ जो मारनेवाला मारा ऐसा जान्ता है हत हुआ अपनेको हत मानता है यह दोनोंही इसको नहीं जानते कारण कि, न यह मरता न माराजाता है ॥ ३३ ॥ यह अणसे अणु और महान्से महान् आत्मा

होकरभी इस प्राणियोंके हृदयरूपी गुहा वा बुद्धिमे स्थित है इस आत्माकी महिमाको चित्तकी निर्मलता संकल्पविकल्परहित होनेसे जानता है तब वीतशोक होता है ॥ ३४ ॥ आत्मा रथी, शरीर रथ, बुद्धि सारथि, मन लगाम ॥ ३५ ॥ इन्द्रिय घोडे है यही विषयरूपी मार्गमें निरन्तर गमन करते हैं, आत्मा चिदाभास, इन्द्रिय मन यह तीन कूटस्थ मिलित होकर भोक्ता कहा जाता है ॥ ३६ ॥ जो पुरुष अविद्वान् अर्थात् अविवेकी होता है अस्वाधीन अशुचि होता है वह तत्पदको प्राप्त न होकर संसारमें पडता है ॥ ३७ ॥ और जो विज्ञानवान् स्वाधीन मन सदा पवित्र होता है वह उस पदको प्राप्त होता है जहांसे फिर आना नहीं होता ॥ ३८॥ जिसका विज्ञान सारथि मनकी लगाम रोकेहुए है वह इस संसारके पार हो मेरे परमपदको प्राप्त होता है ॥ ३९ ॥ इसप्रकार श्रुति बुद्धिद्वारा

अत्मानंरथिनंविद्धिशरीरंरथमेवतु ॥ बुद्धिंतुसारथिंविद्धिमनःप्रग्रहमेवच ॥ ३५ ॥ इंद्रियाणिहयानाहुर्विषयांस्तेषुगोचरान् ॥ आत्मेंद्रियंमनोयुक्तंभोक्तेत्याहुर्मनीषिणः ॥ ३६ ॥ यस्त्वविद्वान्भवतिचाऽमनस्कश्चसदाऽशुचिः ॥ नतत्पदमवाप्नोतिसंसारंचाधिगच्छति ॥ ३७ ॥ यस्तुविज्ञानवान्भवतिसमनस्कःसदाशुचिः ॥ सतुतत्पदमाप्नोतियस्माद्भूयोनजायते ॥ ३८ ॥ विज्ञानसारथिर्यस्तुमनः प्रग्रहवान्नरः ॥ सोध्वनःपारमाप्नोतिमदीयंयत्परंपदम् ॥ ३९ ॥ इत्थंश्रुत्याचमत्याचनिश्चित्यात्मानमात्मना ॥ भावयेन्मामात्मरूपांनिदिध्यासनोतोपिच ॥ ॥ ४० ॥ योगवृत्तेःपुरास्वस्मिन्भावयेदक्षरत्रयम् ॥ देवीप्रणवसंज्ञस्यध्यानार्थंमंत्रवाच्ययोः ॥ ४१ ॥ हकारःस्थूलदेहःस्याद्रकारः सूक्ष्मदेहकः ॥ ईकारःकारणात्मासौह्रींकारोहंतुरीयकम् ॥४२॥ एवंसमष्टिदेहेऽपिज्ञात्वाबीजत्रयंक्रमात्॥ समष्टिव्यष्ट्योरेकत्वंभावयेन्मतिमान्नरः ॥ ४३ ॥ समाधिकालात्पूर्वंतुभावयित्वैवमादृतः ॥ ततोध्यायेन्निलीनाक्षोदेवींमांजगदीश्वरीम् ॥ ४४ ॥ प्राणापानौसमौकृत्वानासाभ्यंतरचारिणौ ॥ निवृत्तविषयाकांक्षोवीतदोषोविमत्सरः ॥ ४५ ॥

आत्मासेही आत्माका निश्चय कर विक्षेपादिरहित हो साक्षात्कार होनेसे चित्तकी एकाग्रवृत्तिसे आत्मरूप मेरा ध्यान करे ॥४०॥ इस प्रकार निदिध्यासन अभ्याससे जब चित्तमे समाधिकी योग्यता होजाय तब समाधिसे पहले अपने शरीरमे प्रणवसंज्ञक मायाबीजमंत्रके तीन अक्षरोंका ध्यान करै मंत्रवाच्य मायाबीजमंत्रार्थके समष्टिव्यष्टिके ध्यानार्थ है ॥४१॥ हकार स्थूलदेह रकार सूक्ष्मदेह ईकार कारण देहरूप हे और मै जो तुरीयरूप हूं सोई ह्रींकार है ॥ ४२ ॥ जैसे व्यष्टिदेहमे भावना की है इसीप्रकार समष्टिदेहमें क्रमसे तीनों बीजोको जानकर बुद्धिमान् समष्टिव्यष्टि पिण्ड और ब्रह्माण्डकी एकता ध्यान करै ॥४३॥ इस प्रकार आदरपूर्वक समाधिसे पहले ध्यानकर नैत्र मूँद मुझ जगदीश्वरका ध्यान करै ॥ ४४ ॥ नासिकाके अभ्यन्तर फिरनेवाले प्राण अपानको समानकर विषयादिकी

आकांक्षासे निवृत्त हुआ दोष और मत्सरतासे रहित ॥ ४५ ॥ छलरहित भक्तिसे युक्त हुआ गुह्य वा शब्दरहितएकान्त स्थानमें वैश्वानरात्मक हकारको रकारमें लीन करै अर्थात हकारवाच्य स्थूल देहको रकारवाच्य सूक्ष्मदेहमें लीन करै ॥ ४६ ॥ रकारवाच्य तैजस अर्थात् सूक्ष्मदेहको ईकारवाच्य कारण देहमें लय करै ईकारवाच्य कारणदेहको ह्रींकारवाच्य ब्रह्ममें लय करै ॥ ४७ ॥ जब वाच्य और वाचकतासे हीन, द्वैतभावसे वर्जित होजाय तब चैतन्य अग्नि दीपशिखा न्तरमें अखंड सच्चिदानंदकी भावना करै ॥ ४८ ॥ हे राजन् ! इसप्रकार नरोत्तम ध्यानमें मेरा साक्षात्कार करके मेराही रूप होजाता है कारण कि, दोनोंकी एकता सिद्ध है ॥ ४९ ॥ इस प्रकार इस योग्ययुक्तिसे परात्पर मुझ आत्माको देखतेही अपने कार्यसहित अज्ञान उसीसमय नष्ट होजाता है ॥ ५० ॥ इति श्रीदेवी

भक्त्यानिर्व्याजयायुक्तोगुहायांनिःस्वनेस्थले ॥ हकारंविश्वमात्मानंरकारेप्रविलापयेत् ॥ ४६ ॥ रकारंतैजसंदेवमीकारेप्रविलापयेत् ॥ ईकारं प्राज्ञमात्मानंह्रींकारेप्रविलापयेत् ॥ ४७ ॥ वाच्यवाचकताहीनंद्वैतभावविवर्जितम् ॥ अखंडसच्चिदानंदंभावयेत्तच्छिखांतरे ॥ ४८ ॥ इतिध्यानेनमांराजन्साक्षात्कृत्यनरोत्तमः ॥ मद्रूपएवभवतिद्वयोरप्येकतायतः ॥ ४९ ॥ योगयुक्त्याऽनयाद्दृष्ट्वामामात्मानंपरात्परम् ॥ अज्ञा नस्यसकार्यस्यतत्क्षणेनाशकोभवेत् ॥ ५० ॥ इतिश्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कंधे देवीगीतायांचतुस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३४ ॥ हिमा लयउवाच ॥ योगंवदमहेशानिसांगंसंवित्प्रदायकम् ॥ कृतेनयेनयोग्योऽहंभवेयंतत्त्वदर्शने ॥ १ ॥ श्रीदेव्युवाच ॥ नयोगोनभसःपृष्ठे नभूमौनरसातले ॥ ऐक्यंजीवात्मनोराहुर्योगंयोगविशारदाः ॥ २ ॥ तत्प्रत्यूहाःषडाख्यातायोगविघ्नकरानघ ॥ कामक्रोधौलोभमोहौमदमा त्सर्यसंज्ञकौ ॥ ३ ॥ योगांगैरेवभित्त्वातान्योगिनोयोगमाप्नुयुः ॥ यमंनियममासनप्राणायामौततःपरम् ॥ ४ ॥ प्रत्याहारंधारणाख्यंध्यानं सार्धसमाधिना ॥ अष्टांगान्याहुरेतानियोगिनांयोगसाधने ॥ ५ ॥

भागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां चतुस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३४ ॥ हिमालयने कहा हे महेश्वरि! जिस योगद्वारा ब्रह्मलाभ होता है उस योगका विषय अंगोंसहित वर्णन करो जिसका अनुष्ठान कर मैं तत्त्वदर्शनका अधिकारी होऊं ॥ १ ॥ श्रीदेवी बोली आकाश भूमि रसातलादिस्थानोंमें योग नहीं ह जीव और आत्माकी अभेद विषयक चित्तवृत्तिकोही योगविशारद योग कहते हैं ॥ २ ॥ हे पापरहित! काम, क्रोध, लोभ, मोह मद और मात्सर्य यह छः योगके शत्रु हैं जो इसमें विघ्न किया करते हैं ॥ ३ ॥ इसकारण योगियोंको आगे लिखे योगके अंगोंसे योगशत्रुओंको विनाश करके योग प्राप्त करना चाहिये यम, नियम, आसन, प्राणायाम ॥ ४ ॥ प्रत्याहा. धारण.

ध्यान और समाधि यह आठ अंग योगियोको योगमे सहायक है॥५॥किसीकी हिंसा न करना,सत्यबोलना, चोरी न करना,ब्रह्मचर्य,दया, ऋजुता,क्षमा,धृति; सर्व नाशमें भी धीरता,मितभोजन दो भाग अन्नसे पूर्ण करै.एक भाग जलसे,चौथा भाग वायुके गमनागमनको रक्खे,यह अल्पाहार है.तथा बाह्य आभ्यन्तरकी शुद्धि करै यह दश यम हैं॥६॥तपस्या, सन्तोष, आस्तिक्य,[वेद,देव,द्विज और गुरुमें विश्वास ] दान, देवपूजा,सिद्धान्त अर्थात् वेदान्तवाक्यका श्रवण,अकार्यकरनेमें लज्जा मति (सत्कर्म और सच्छास्त्रविषयक ज्ञान)जप और नित्यहोमादि॥७॥हे पर्वतनायक !यह मैंने दश नियम कहे हैं.पद्मासन,स्वस्तिक,भद्र, वज्रासन ॥ ८ ॥ और वीरासन यह क्रमसे पांच आसन कहे हैं.दोनो पैरोंके तलुए दोनों जंघाओपर रखकर ॥९॥ हाथोंको पीठकी ओरसे ले आगे दहिने हाथसे दहिने चरणका

अहिंसासत्यमस्तेयंब्रह्मचर्यंदयार्जवम् ॥ क्षमाधृतिर्मिताहारःशौचंचेतियमादश ॥ ६ ॥ तपःसंतोषआस्तिक्यंदानंदेवस्यपूजनम् ॥ सिद्धांतश्र वणंचैवह्रीर्मतिश्चजपोहुतम् ॥ ७ ॥ दशैतेनियमाःप्रोक्तामयापर्वतनायक ॥ पद्मासनंस्वस्तिकंचभद्रंवज्रासनंतथा ॥ ८ ॥ वीरासनमिति प्रोक्तंक्रमादासनपंचकम् ॥ ऊर्वोरुपरिविन्यस्यसम्यक्पादतलेशुभे ॥ ९ ॥ अंगुष्ठौचनिबध्नीयाद्धस्ताभ्यांव्युत्क्रमात्ततः ॥ पद्मासनमितिप्रो क्तंयोगिनांहृदयङ्गमम् ॥ १० ॥ जान्वोरंतरेसम्यक्कृत्वापादतलेशुभे ॥ ऋजुकायोविशेद्योगीस्वस्तिकंतत्प्रचक्षते ॥११॥ सीवन्याःपार्श्वयो र्न्यस्यगुल्फयुग्मंसुनिश्चितम्॥वृषणाधःपादपार्ष्णीपार्ष्णिभ्यांपरिबंधयेत ॥ १२ ॥ भद्रासनमितिप्रोक्तंयोगिभिःपरिपूजितम् ॥ ऊर्वोःपादौक्र मान्न्यस्यजान्वोःप्रत्यङ्मुखांगुली ॥ १३ ॥ करौविदध्यादाख्यातंवज्रासनमनुत्तमम् ॥ एकंपादमधःकृत्वाविन्यस्योरुतथोत्तरे ॥ १४ ॥ ऋजुकायोविशेद्योगीवीरासनमितीरितम् ॥ इडयाकर्पयेद्वायुंबाह्यंषोडशमात्रया ॥ १५ ॥

बाँयेंसे बाँये चरणका अँगूठा पकडै यह योगियोंको प्रसन्नकरनेवाला पद्मासन कहा है ॥१०॥ जानु और ऊरुओंके अन्तर दोनों पैरके तलुवे भलीभाँति स्थापितकर सरलभावसे सुखपूर्वक बैठनेको स्वस्तिक आसन कहते हैं॥११॥ अंडकोशकी शिराके नीचे सीमनके दोनो पार्श्वमें दोनो गुल्फोंको भली प्रकार स्थापित कर दोनों हाथोसे अंडकोशके अधोभागमें दोनों पैरोंका पार्ष्णिभाग हाथोसे दृढभावसे बांधकर॥१२॥ बैठनेका नाम योगियोंने भद्रासन कहा है.योगी उसका विशेष आदर करते है.दोनोचरण क्रमसे दोनो ऊरुओपर रखकर दोनो जानुओंके निम्नभागमे अंगुली रखकर॥१३॥ दोनो हाथ स्थापनकर बैठनेको वज्रासन कहते हैं योगीजन एक ऊरुके नीचे एक चरण,दूसरी ऊरुके नीचे दूसरा पद स्थापनकर ॥१४॥सरल कायासे जो स्थिति करते है इसको वीरासन कहते हैं.योगका ज्ञाता

प्रथम सोलह वार प्रणव उच्चारण करके इडा अर्थात् बाँई नासिकाद्वारा गुह्य वायुको आकर्षण करै ॥ १५ ॥ फिर जितनी देरमें चौंसठ बार प्रणव उच्चारण हो
इतने समयतक यह खैची हुई वायु धारण करके पूरक करै.फिर३२बार प्रणवोचारणकालमें शनैः२सुषुम्नामध्यगत वायुको ॥ १६ ॥ दक्षिणनासापुटद्वारा रेचन
करै, योगशास्त्रज्ञाता पंडितोंने इसका नाम प्राणायाम कहा है॥१७॥इसप्रकार वारंवार बाह्य वायु ग्रहणकरके पूरक कुंभक और रेचकका अभ्यास करै और क्रमानु
सार प्रणवोच्चारणकी संख्या बढावै यह प्राणायाम पहले १२ बार फिर १६ वार और फिर क्रमसे और भी अधिक करै ॥ १८ ॥ सगर्भ और अगर्भके भेदसे
प्राणायाम दो प्रकारका है इष्ट मंत्रके जप ध्यानादि पूर्वक जो प्राणायाम कियाजाता है वह सगर्भहै और जो प्राणायाम इष्ट मंत्रके जप ध्यानादि विना होता है वह
विगर्भ प्राणायाम है ॥१९॥ इसप्रकार क्रमसे प्राणायामका अभ्यास करते करते देहमें पसीना आनेसे वह प्राणायाम अधम,कम्प उत्पन्न होनेसे मध्यम और जिस

धारयेत्पूरितंयोगीचतुःषष्ट्यातुमात्रया ॥ सुषुम्नामध्यगंसम्यग्द्वात्रिंशन्मात्रयाशनैः ॥ १६॥ नाड्यापिंगलयाचैवरेचयेद्योगवित्तमः ॥ प्राणा
याममिमंप्राहुर्योगशास्त्रविशारदाः ॥ १७ ॥ भूयोभूयःक्रमात्तस्यबाह्यमेवंसमाचरेत् ॥ मात्रावृद्धिःक्रमेणैवसम्यग्द्वादशषोडश ॥ १८ ॥ जप
ध्यानादिभिःसार्धंसगर्भंतंविदुर्बुधाः ॥ तदपेतंविगर्भंचप्राणायामंपरेविदुः ॥ १९ ॥ क्रमादभ्यस्यतःपुंसोदेहेस्वेदोद्गमोधमः ॥ मध्यमःकंपसं
युक्तोभूमित्यागःपरोमतः॥२०॥ उत्तमस्यगुणावाप्तिर्यावच्छीलनमिष्यते॥इंद्रियाणांविचरतांविषयेषुनिरर्गलम्॥२१॥ बलादाहरणंतेभ्यःप्रत्या
हारोभिधीयते ॥ अंगुष्ठगुल्फजानूरुमूलाधारलिंगनाभिषु ॥२२ ॥ हृद्ग्रीवाकंठदेशेषुलंबिकायांततोनसि ॥ भ्रूमध्येमस्तकेमूर्ध्निद्वादशांतेयथावि
धि ॥ २३ ॥ धारणंप्राणमरुतोधारणेतिनिगद्यते ॥ समाहितेनमनसाचैतन्यांतरवर्तिना ॥२४॥ आत्मन्यभीष्टदेवानांध्यानंध्यानमिहोच्यते॥
समत्वभावनानित्यंजीवात्मपरमात्मनोः ॥ २५ ॥ समाधिमाहुर्मुनयःप्रोक्तमष्टांगलक्षणम् ॥ इदानींकथयेतेऽहंमंत्रयोगमनुत्तमम् ॥ २६ ॥

प्राणायाममें साधक भूमि त्यागकर ऊंचा उठता है वह उत्तम प्राणायाम है॥२०॥जबतक उत्तम प्राणायामका फल लाभ न हो तवतक अभ्यास करता रहै,इंद्रिय
सदाही अपने अपने विषयोंमें अबाधितभावसे विचरण करती हैं॥२१॥उनको विषयोंसे बलपूर्वक रोकनेहीका नाम प्रत्याहार है.अँगूठा,गुल्फ,जानु,ऊरु मूलाधार,
लिंग, नाभि॥२२॥ हृदय, ग्रीवा, कंठ,लम्बिका,नासिका भ्रूमध्य, मस्तक, मूर्धा (ब्रह्मरंध्र) इन द्वादशान्त स्थानमें विधिपूर्वक ॥२३॥प्राणवायुको रोकरखनेका
नाम धारणा है प्रथम ध्यानसे अन्तःकरणको चैतन्यवर्ती अर्थात् आत्मसंस्थ करके ॥२४॥ उसमें अभीष्ट देवताके चिन्तनका नाम ध्यान है. जीवात्मा और पर
मात्माकी एकता भावना संप्रज्ञात समाधिको ॥ २५ ॥ मुनियोंने समाधि कहा है. यह अष्टांगलक्षणवाला योग तुमसे वर्णन किया. अब मंत्रोंका सिद्धिदायक

अति उत्कृष्ट योग तुमसे वर्णन करती हूं ॥ २६ ॥ हे पर्वतराज ! पिण्ड और ब्रह्माण्डकी एकता होनेसे यह शरीर विश्व वा ब्रह्माण्ड कहा जाता है. यह पंचभू
तात्मक चन्द्र सूर्य और अग्निसे युक्त होकर जीव ब्रह्मके ऐक्यज्ञानदायक होताहै ॥ २७ ॥ इस शरीरमें साढेतीन करोड नाडियाँ हैं. उनमे दश मुख्य हैं और
दशमें भी तीन अतिशय प्रधान है ॥ २८ ॥ इनमें भी एक सुषुम्ना नाडी प्रधान हैं. चन्द्र सूर्य और अग्निरूपिणी इस नाडीने मेरुदण्डके मध्यभागमे स्थित हो
कर मूलाधारसे ब्रह्मरन्ध्र पर्यन्त गमन किया है इसके वामभागमें शुभ्रवर्ण चन्द्ररूपिणी इडा है ॥ २९ ॥ यह शक्तिरूपा अमृतमयी है और दक्षिणभागमे पुरुषरू
पिणी सूर्यस्वरूपा पिंगला नाडी स्थित है ॥ ३० ॥ और वह्निप्रधाना सुषुम्नानाडी सब तेजोमयी इसके मध्यमे स्थित चित्ररेखानामक नाडीके भीतर इच्छा, ज्ञान
और क्रियात्मक ॥ ३१ ॥ कोटिसूर्यके समान प्रभावशाली स्वयंभूलिंग प्रतिष्ठित है, उसके ऊपर भागमे हरात्मा विन्दुनाद अर्थात् हकार, रेफ ईकार विन्दुनादा

विश्वंशरीरमित्युक्तंपंचभूतात्मकंनग ॥ चंद्रसूर्याग्नितेजोभिर्जीवब्रह्मैक्यरूपकम् ॥ २७॥ तिस्रःकोटयस्तदर्धेनशरीरेनाडयोमताः ॥ तासुमुख्या
दशप्रोक्तास्ताभ्यस्तिस्रोव्यवस्थिताः ॥ २८ ॥ प्रधानामेरुदंडेऽत्रचंद्रसूर्याग्निरूपिणी ॥ इडावामेस्थितानाडीशुभ्रातुचंद्ररूपिणी ॥२९॥ शक्ति
रूपातुसानाडीसाक्षादमृतविग्रहा ॥ दक्षिणेयापिंगलाख्यापुंरूपासूर्यविग्रहा ॥ ३० ॥ सर्वतेजोमयीसातुसुषुम्नावह्निरूपिणी ॥ तस्यामध्येवि
चित्राख्येइच्छाज्ञानक्रियात्मकम्॥३१॥ मध्येस्वयंभूलिंगंतुकोटिसूर्यसमप्रभम्॥तदूर्ध्वंमायाबीजंतुहरात्माविंदुनादकम्॥३२॥ तदूर्ध्वंतुशिखा
काराकुंडलीरक्तविग्रहा ॥ देव्यात्मिकातुसाप्रोक्तामदभिन्नानगाधिप ॥ ३३ ॥ तद्बाह्येहेमरूपाभंवादिसांतचतुर्दलम् ॥ द्रुतहेमसमप्रख्यंपद्मंतत्र
विचिंतयेत् ॥ ३४ ॥ तदूर्ध्वंत्वनलप्रख्यंषड्दलंहीरकप्रभम् ॥ बादिलांतषड्वर्णेनस्वाधिष्ठानमनुत्तमम् ॥ ३५ ॥ मूलमाधारषट्कोणंमूलाधारं
ततोविदुः ॥ स्वशब्देनपरंलिंगंस्वाधिष्ठानंततोविदुः ॥ ३६ ॥

त्मक मायावीज स्थित है ॥ ३२ ॥ उसके ऊपरी भागमें दीपशिखाके समान लाल वर्ण देवीरूपिणी कुंडलिनी शक्ति विराजमान है, हे नगेश्वर ! यह मुझसे अ
भिन्न है ॥ ३३ ॥ इसके वहिर्भागमें पीतवर्ण सुवर्णके समान कान्तिवाले कमलकी चिन्ता करै उससे चार दलोंमें श, ष, स, ह, यह चार अक्षर ध्यान करै
॥ ३४ ॥ इसके ऊपर षट्कोण कमलका ध्यान करै जो अग्निके समान छः दलोंसे युक्त हीरेकेसी कान्तिवाला है इसके छहौं दल—ब, भ, म, य, र, ल, इन
अक्षरोंसे सम्पन्न हैं, स्व शब्दसे परलिंग जानना चाहिये ॥ ३५ ॥ यह षट्कोण मूलके आधारवाला है, इसीसे इसको मूलाधार कहते हैं. स्वशब्दसे परलिंग
और स्वाधिष्ठान जानना चाहिये यही स्वाधिष्ठान पद्म है ॥ ३६ ॥

इसके ऊपर नाभिस्थानमे विद्युत् छटा और मेघके समान कान्तिमान् अतितेजयुक्त महाप्रभावाला मणिपूर॥ ३७॥मणिवत्प्रभावाला होनेसे मणिपद्म कहाता है. उसमें दशदल—ड,ढ,ण,त,थ,द,ध,न,प,फ,यह अक्षरयुक्त है ॥ ३८॥ यह पद्म विष्णुसे अधिष्ठित होनेसे इसके ध्यानसे विष्णुका साक्षात्कार होता है. इसके ऊर्ध्वभागमें बाल सूर्यके समान प्रभायुक्त अनाहत पद्म है ॥ ३९ ॥ यह क, ख, ग, घ,ङ,च,छ,ज,झ,ञ,ट,ठ,इन बारहवर्णों युक्त बारहदल सम्पन्न है इसके मध्यमें अयुत १००००सूर्यके समान प्रभा सम्पन्न बाणलिंग विराजमान है॥ ४०॥किसीप्रकारकी ताडनाके बिनाही इससे शब्दब्रह्मकी उत्पत्ति होती है इसीसे मुनिजन इसको अनाहत पद्म कहते हैं॥ ४१॥यह पद्म आनंदका धाम है इसमें रुद्ररूपी पुरुष विराजते हैं इसके ऊपर भुविशुद्धनामक षोडश दल कमल॥ ४२॥अ,आ,इ,ई,उ,ऊ,

तदूर्ध्वनाभिदेशेतुमणिपूरंमहाप्रभम् ॥ मेघाभंविद्युदाभंचबहुतेजोमयंततः ॥ ३७ ॥ मणिवद्भिन्नंतत्पद्मंमणिपद्मंतथोच्यते ॥ दशभिश्चदलैर्युक्तं डादिफांताक्षरान्वितम् ॥ ३८ ॥ विष्णुनाधिष्ठितंपद्मंविष्ण्वालोकनकारणम् ॥ तदूर्ध्वेनाहतंपद्ममुद्यदादित्यसन्निभम् ॥ ३९ ॥ कादिठांतदलै रेकंपत्रैश्चसमधिष्ठितम् ॥ तन्मध्येबाणलिंगंतुसूर्यायुतसमप्रभम् ॥ ४० ॥ शब्दब्रह्ममयंशब्दानाहतंतत्रदृश्यते ॥ अनाहताख्यंतत्पद्मंमुनिभिः परिकीर्तितम् ॥ ४१ ॥ आनंदसदनंतत्तुपुरुषाधिष्ठितंपरम् ॥ तदूर्ध्वंतुविशुद्धाख्यंदलषोडशपंकजम् ॥ ४२ ॥ स्वरैःषोडशभिर्युक्तंधूम्रवर्णं महाप्रभम् ॥ विशुद्धंतनुतेयस्माज्जीवस्यहंसलोकनात् ॥४३ ॥ विशुद्धंपद्ममाख्यातमाकाशाख्यंमहाद्भुतम् ॥ आज्ञाचक्रंतदूर्ध्वेतुआत्मनाधि ष्ठितंपरम् ॥ ४४ ॥ आज्ञासंक्रमणंतत्रतेनाज्ञेतिप्रकीर्तितम् ॥ द्विदलंहक्षसंयुक्तंपद्मंतत्सुमनोहरम् ॥ ४५ ॥ कैलासाख्यंतदूर्ध्वंतुरोधिनीतुतदूर्ध्व तः ॥ एवंत्वाधारचक्राणिप्रोक्तानितवसुव्रत ॥ ४६ ॥

ऋ,ॠ,ऌ,ॡ,ए,ऐ,ओ,औ, अं,अः इन सोलह स्वरोसे युक्त धूम्रवर्णमहाकान्तिमान् है. परमात्माके अवलोकनसे इसमें जीव शुद्ध होता है अर्थात् अभेद साक्षात्कार दोनोंका होनेसे जीव विशुद्धिको प्राप्त होता है॥ ४३॥इसीकारण इसको विशुद्ध पद्म कहते हैं. यह महाअद्भुत पद्म आकाशनामसे अभिहित है इसके ऊपर—भ्रूमध्यमे आत्माका परमअधिष्ठान आज्ञाचक्र है ॥ ४४ ॥ यह ह और क्ष दोदलसे युक्त मनोहर है इसमें चित्त स्थित होनेसे सब पदार्थोंका साक्षात्कार हो आता है. भूत भविष्य वर्तमान वस्तुओंमे यह तुम्हारा कर्त्तव्य है. इसप्रकार परमेश्वरकी आज्ञाका संक्रमण होता है, इसीसे इसको आज्ञापद्म कहते हैं ॥ ४५ ॥ इसके ऊर्ध्वमें

कैलासचक्र और ऊसके उर्ध्वमे रोधिनीचक्र है. हे सुव्रत। इसप्रकार आपके निकट आधारचक्रोंका वर्णन किया॥ ४६॥ योगियोंका कथन है कि, उसके ऊर्ध्वमें सहस्रारचक्र है यह बिन्दु अर्थात् परमात्माका स्थान है यह आपसे सम्पूर्ण योगमार्ग वर्णन किया ॥ ४७ ॥ यह जानकर जो करना चाहिये सोई कहती हूं. पहले पूरक प्राणायाम द्वारा आधारचक्रमे मन संयुक्त करै गुदा और मेढ्रके भीतर मूलाधारमे विराजमान कुंडलिनी शक्तिको मूलाधारमे प्राप्त वायुद्वारा आकुंचित करके प्रबोधित करै॥४८॥अनन्तर लिंगभेद क्रमसे अर्थात् पूर्वोक्त चक्रस्थित तेजोमय स्वयंभू इत्यादि लिंगका भेदकर उस उस मार्गमें उस कुंडलिनी शक्तिको सहस्रार स्थानमें लावै फिर उस पराशक्तिको सहस्रारमे स्थित शंभुके सहित एकीभूत रूपसे चिन्तन करै॥ ४९ ॥अनन्तर शिवशक्तिके संगमसे लाक्षारसके समान जो अमृत निर्गत होता है उसी आनंदस्वरूप अमृतसे योगसिद्धिकरी मायानामक कुंडलिनी शक्तिको तृप्त करै ॥ ५० ॥ और छहों चक्रोंमे स्थित देवसमूहोंको उस अमृत

सहस्रारयुतंबिंदुस्थानंतदूर्ध्वमीरितम् ॥ इत्येतत्कथितंसर्वयोगमार्गमनुत्तमम् ॥ ४७ ॥ आदौपूरकयोगेनाप्याधारेयोजयेन्मनः ॥ गुदमेढ्रांतरेशक्तिस्तामाकुंच्यप्रबोधयेत् ॥ ४८ ॥ लिंगभेदक्रमेणैवबिंदुचक्रंचप्रापयेत् ॥ शंभुनातांपराशक्तिमेकीभूतांविचिंतयेत् ॥ ४९ ॥ तत्रोत्थितामृतंयत्तुद्रुतलाक्षारसोपमम् ॥ पाययित्वातुतांशक्तिमायाख्यांयोगसिद्धिदाम् ॥ ५० ॥ षट्चक्रदेवतास्तत्रसंतर्प्यामृतधारया ॥ आनयेत्तेनमार्गेणमूलाधारंततःसुधीः ॥ ५१ ॥ एवमभ्यस्यमानस्याऽप्यहन्यहनिनिश्चितम् ॥ पूर्वोक्तदूषितामंत्राःसर्वेसिध्यंतिनान्यथा ॥ ५२ ॥ जरामरणदुःखाद्यैर्मुच्यतेभवबंधनात् ॥ येगुणाःसंतिदेव्यामेजगन्मातुर्यथातथा ॥ ५३ ॥ तेगुणाःसाधकवरेभवंत्येवनचान्यथा ॥ इत्येवंकथितंतातवायुधारणमुत्तमम् ॥ ५४ ॥ इदानींधारणाख्यंतुशृणुष्वावहितोमम ॥ दिक्कालाद्यनवच्छिन्नदेव्यांचेतोविधायच ॥ ५५ ॥ तन्मयोभवतिक्षिप्रंजीवब्रह्मैक्ययोजनात् ॥ अथवासमलंचेतोयदिक्षिप्रंनसिद्ध्यति ॥ ५६ ॥ तदावयवयोगेनयोगीयोगान्समभ्यसेत् ॥ मदीयहस्तपादादावंगेतुमधुरेनग ॥ ५७ ॥

धाराद्वारा तृप्त करके पूर्वोक्त मार्गसे उस शक्तिको मूलाधार पद्ममें लावै ॥ ५१ ॥ जो प्रतिदिन इसप्रकार योगका अभ्यास करते हैं उनके सम्बन्धमें छिन्नादिदोषदूषित सब मंत्र सिद्ध होते हैं इसमे अन्यथा नहीं है॥५२॥और इसीसे जरामरणादि दुःखवाले संसारबंधनसे मुक्त होते हैं और मुझ जगन्मातामे जो सब गुण विद्यमान हैं ॥५३॥ ऐसे साधकको वह समस्त गुण प्राप्त होते है इसमें सन्देह नहीं. हे तात ! यह तुमसे अति उत्तम वायुधारणयोग कथन किया॥५४॥ अब सावधान होकर चित्तधारणाख्ययोग सुन. दिक्काल और देशादिद्वारा अपारिच्छिन्न देवीमूर्तिमें चित्तको स्थिर करसकनेसे॥ ५५॥तन्मय होनेसे शीघ्रही जीवब्रह्मकी एकताका ज्ञान होता है उस समय साधक ब्रह्ममय हो जाता है और यदि चित्त रज तम द्वारा मलीन हो तो शीघ्र योगसिद्धि नहीं होती ॥५६॥ तब योगी अवयवयोगसे योगाभ्यास

करै अर्थात् मेरे हस्तपादादि किसी मनोहर अंगमें॥ ५७॥ चित्तको लगाय एक एक स्थानको जय करता हुआ, चित्तकी शुद्धता होनेसे मेरे सब स्वरूपमें मनको स्थापनकरै ॥५८॥ हे नगेन्द्र! जबतक मुझ ब्रह्मरूपिणीमे चित्तका लय न हो तबतक मंत्रयोगपरायण साधक जप और होमके द्वारा इष्टमंत्रसाधनका अभ्यास करै॥ ५९॥ मंत्राभ्यासयोगद्वारा ब्रह्मज्ञान प्राप्त होता है. योगके विना मंत्र सिद्धि नहीं होती और मंत्रके विना योगसिद्ध नहीं होता. मंत्र और योग दोनोंका अभ्यासही ब्रह्मज्ञानका कारण है ॥६०॥ घरमें रक्खा हुआ अंधकारसे आच्छन्न घडा जिसप्रकार दीपकसे दिखाई देता है इसीप्रकार मायासे आवृत जीवात्माभी मंत्रद्वारा प्रकाशित होता है अर्थात् मंत्र मायाअंधकारको दूरकरके आत्माका स्वरूप प्रकाश कर देता है ॥ ६१ ॥ हे पर्वतराज ! यह मैंने तुम्हारे समीप अंगके सहित सब योग विधिका

चित्तंसंस्थापयेन्मंत्रीस्थानस्थानजयात्पुनः ॥ विशुद्धचित्तःसर्वस्मिन्रूपेसंस्थापयेन्मनः ॥ ५८ ॥ यावन्मनोलयंयातिदेव्यांसंविदिपर्वत ॥ तावदिष्टमनुंमंत्रीजपहोमैःसमभ्यसेत् ॥ ५९ ॥ मंत्राभ्यासेनयोगेनज्ञेयज्ञानायकल्पते ॥ नयोगेनविनामंत्रोनमंत्रेणविनाहिसः ॥ ६० ॥ द्वयोरभ्यासयोगोहिब्रह्मसंसिद्धिकारणम् ॥ तमःपरिवृतेगेहेघटोदीपेनदृश्यते॥६१॥ एवंमायावृतोह्यात्मामनुनागोचरीकृतः ॥ इतियोगविधिः कृत्स्नःसांगःप्रोक्तोमयाऽधुना ॥६२॥ गुरूपदेशतोज्ञेयोनान्यथाशास्त्रकोटिभिः ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे पंचत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥ देव्युवाच ॥ इत्यादियोगयुक्तात्माध्यायेन्मांब्रह्मरूपिणीम् ॥ भक्त्यानिर्व्याजयाराजन्नासनेसमुपस्थितः ॥ १ ॥ आविःसन्निहितंगुहाचरंनाममहत्पदम् ॥ अत्रैतत्सर्वमर्पितमेजत्प्राणन्निमिषच्चयत् ॥ २ ॥ एतज्जानथसदसद्वरेण्यंपरंविज्ञानाद्यद्वरिष्ठंप्रजानाम् ॥ यदर्चिमद्यदणुभ्योऽणुचयस्मिँल्लोकानिहितालोकिनश्च ॥ ३ ॥

वर्णन किया ॥ यह विद्या गुरुके निकट उपदेश प्राप्तकरकेही जानी जाती है अन्यथा कोटिशास्त्रद्वारा भी इसका लाभ नहीं होसक्ता है ॥ ६२ ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कन्धे भाषाटीकायां पंचत्रिंशोऽध्यायः॥ ३५॥ श्रीदेवी बोलीं हे गिरिराज! योगीजन इसप्रकार योगयुक्त हो आसनमें बैठ छलरहित भक्तिसे मुझ ब्रह्मरूपिणीका ध्यान करै॥ १॥ अब ब्रह्मस्वरूपका वर्णन करती हूं सुनो यह ब्रह्म आविः अर्थात् प्रकाशमान वस्तु अतिसमीपवर्ती और गुहाचर अर्थात् सर्वव्यापक होकर भी केवल बुद्धिरूप गुहामेही इसकी प्राप्ति होती है यह योगादि साधन गम्य है. इस ब्रह्मसेही आकाशादि समस्त पदार्थ कल्पित होते हैं इसमेंही पक्षी मनुष्य निमेषादि क्रियावान् सब पदार्थ स्थापित है॥ २॥ हे देवताओ ! मेरे इस ब्रह्मरूपको जानो जो माया और जगत् इन दोनोंसे श्रेष्ठ है लोकमे ज्ञानातीत और



वरिष्ठ अर्थात् सम्पूर्ण बुद्धियोंको भी गम्य नहीं है जो सूर्यादितेजका भी प्रकाशक है इससे वह सूर्यादितेजसेभी अत्यन्त दीप्तिमान् और अणुसेभी अणु अर्थात्
अति सूक्ष्म है.जिसमे भूरादि लोक और उन लोकनिवासियोंकी स्थिति है॥ ३ ॥ वह अक्षर अविनाशी पदार्थही ब्रह्म है. यही प्राण, वाणी और मन स्वरूप है.
वही सत्य और अमृत स्वरूप है. हे सौम्य ! मनरूपी बाणसे उसको विद्धकरना चाहिये अर्थात् उसमें मन समाधान करै ॥ ४ ॥ हे सौम्य ! उसके विद्ध करनेका
उपाय कहती हूं ॥ उपनिषद्शास्त्ररूपी महाधनुष ग्रहणकर उसमें ध्यान और उपासनाका तीक्ष्ण बाण संधान और सब इन्द्रियोंको अपने अपने विषयसे खैंचकर
तद्गत चित्तसे उस ब्रह्मरूप लक्ष्यको विद्ध करै ॥ ५ ॥ जिसे धनुआदिका विषय कहा है वह भलीभाँति वर्णन करती हूं इस ब्रह्मरूप लक्ष्यवेधमें ॐकार वा देवी
प्रणवही धनु है जिसप्रकार लक्ष्यमें बाणप्रवेशका कारण धनुषही है इसीप्रकार चित्तरूपी लक्ष्यमें प्रवेशसम्बन्धका प्रणवही कारण है प्रणवका अभ्यास करते २
उससे संस्कृत हो प्रणवको अवलम्बनपूर्वक अप्रतिबद्धभावसे ब्रह्ममें स्थिति कीजाती है, इसमें आत्मा अर्थात् अन्तःकरणही शर है जिसप्रकार शर लक्ष्यको विद्ध

तदेतदक्षरंब्रह्मसप्राणस्तदुवाङ्मनः ॥ तदेतत्सत्यममृतंतद्वेद्धव्यंसौम्यविद्धि ॥ ४ ॥ धनुर्गृहीत्वौपनिषदंमहास्त्रंशरंह्युपासानिशितंसंधयीत ॥
आयम्यतद्भावगतेनचेतसालक्ष्यंतदेवाक्षरंसौम्यविद्धि॥५॥प्रणवोधनुःशरोह्यात्माब्रह्मतल्लक्ष्यमुच्यते॥अप्रमत्तेनवेद्धव्यंशरवत्तन्मयोभवेत् ॥६॥
यस्मिन्द्यौश्चपृथिवीचांतरिक्षमोतंमनःसहप्राणैश्चसर्वैः॥तमेवैकंजानथात्मानमन्यावाचोविमुंचथामृतस्यैषसेतुः॥७॥अराइवरथनाभौसंहतायत्र
नाड्यः॥सएषोंतश्चरतेबहुधाजायमानः॥८॥ओमित्येवंध्यायथात्मानंस्वस्तिवःपारायतमसःपरस्तात्॥दिव्येब्रह्मपुरेव्योम्निआत्मासप्रतिष्ठितः ९

करता है इसीप्रकार अन्तःकरणही आत्माको विद्ध करताहै इसीकारण अन्तःकरणको शर कहागया है इस स्थलमें ब्रह्मही लक्ष्यवस्तु है साधक अप्रमत्त चित्तसे इस
लक्ष्यको विद्ध करै तो बाण जिसप्रकार लक्ष्यभेद करके उसके संग एकात्मताको प्राप्त होता है इसीप्रकार साधकभी ब्रह्मके संग एकात्माको प्राप्त होसक्ते हैं ॥ ६ ॥
वह ब्रह्मपदार्थ अतिदुर्लक्ष्य वस्तु है इससे भलीभाँति लक्ष्य करनेको फिर कहा जाता है, जिसमें स्वर्ग, पृथ्वी,अन्तारिक्ष सब इन्द्रिय और प्राणोंके सहित मन स्थित
है, उसीको आत्मा जानना चाहिये हे देवताओ ! इसको जानकर अन्य अपर वियारूप वाक्योंका त्याग करै यह ब्रह्मज्ञानही मुक्तिका सेतु अर्थात् संसार साग
रसे तारनेका हेतु है ॥७॥ जिसप्रकार रथकी नाभिमे सब आरे मिलकर सन्निविष्ट रहते है इसीप्रकार जिस हृदयमे नाडियें प्रविष्ट हुई हैं उसी हृदयमें बुद्धिवृत्तिका
साक्षीरूप आत्मा बुद्धिवृत्तिके द्वारा अनेकरूपयुक्त होकर स्थिति करता है ॥ ८ ॥ ॐकारका अवलम्बन कर यथोक्त प्रकारसे उसी आत्माकी चिन्ता करनी
चाहिये संसारसागरके पार जानेकी प्राप्तिमे तुम निर्विघ्न हो यह भगवतीका आशीर्वाद है. तुम अविचारहित ब्रह्मस्वरूपको अवगत हो, वह ब्रह्म जिस स्थानमे



प्रतिष्ठित है सुनो. जो सर्वज्ञ सर्ववित् और जिसके जगत्सृष्टि आदिरूपकी विभूति पृथ्वीमें प्रसिद्ध है. वह प्रकाशशाली आत्मा दिव्य हृदयकमलमे प्रतिष्ठित होनेसे प्राप्त होता है ॥ ९ ॥ उस आत्माकी मनोवृत्तिद्वारा भावना होती है, इसीकारण उसको मनोमय कहते हैं, यही प्राण और शरीरका नेता यही अन्नमय हृदयपिण्डमें बुद्धिको स्थितकर प्रतिष्ठित है, विवेकी पुरुष इसको भलीभाँति जानसक्ते हैं वह आनन्दरूप दुःखसे परे है, अविनाशी रूपसे प्रकाशित होता है ॥ १० ॥ आत्मज्ञानका फल कहती हैं उस परमात्माका साक्षात्कार होनेसे हृदयग्रंथि अर्थात् चैतन्य और अहंकारका तादात्म्यभाव नष्ट होजाता है, समस्त ज्ञेयवस्तु विषयक सन्देह दूर होजाता है, प्रारब्धके अतिरिक्त सब कर्म नष्ट होजाते हैं, जब उस परात्परका साक्षात्कार होता है ॥ ११ ॥ फिर पूर्वोक्त विषयको संक्षेपसे कहती हूं यह ब्रह्मज्योतिर्मय परकोश अर्थात् आनंदमयकोशमें प्रतिष्ठित है, यह सत्वादि तीनों गुणरहित विष्कल (मायारहित) स्वच्छवस्तु है, यह सर्वप्रकाशक

मनोमयःप्राणशरीरनेताप्रतिष्ठितोऽन्नेहृदयंसन्निधाय ॥ तद्विज्ञानेनपरिपश्यंतिधीराआनंदरूपममृतंयद्विभाति ॥ १० ॥ भिद्यतेहृदयग्रंथिश्छिद्यंतेसर्वसंशयाः ॥ क्षीयंतेचाऽस्यकर्माणितस्मिन्दृष्टेपरावरे ॥ ११ ॥ हिरण्मयेपरेकोशेविरजंब्रह्मनिष्कलम् ॥ तच्छुभ्रंज्योतिषांज्योतिस्तद्यदात्मविदोविदुः ॥ १२ ॥ नतत्रसूर्योभातिनचंद्रतारकंनेमाविद्युतोभांतिकुतोऽयमग्निः ॥ तमेवभांतमनुभातिसर्वंतस्यभासासर्वमिदंविभाति ॥ १३ ॥ ब्रह्मैवेदममृतंपुरस्ताद्ब्रह्मपश्चाद्ब्रह्मदक्षिणतश्चोत्तरेण ॥ अधश्चोर्ध्वंचप्रसृतंब्रह्मैवेदंविश्वंवरिष्ठम् ॥ १४ ॥ एतादृगनुभवोयस्यसकृतार्थोनरोत्तमः ॥ ब्रह्मभूतःप्रसन्नात्मानशोचतिनकांक्षति ॥ १५ ॥ द्वितीयाद्भैभयंराजंस्तदभावाद्बिभेतिन ॥ नतद्वियोगोमेप्यस्तिमद्वियोगोपितस्यन ॥ १६ ॥ अहमेवससोऽहंवैनिश्चितंविद्धिपर्वत ॥ मद्दर्शनंतुतत्रस्याद्यत्रज्ञानीस्थितोमम ॥ १७ ॥

सूर्यादिकाभी प्रकाशक है आत्मवित् जिसको बडे परिश्रमसे जान्ते हैं वह हिरण्मय परकोशमें स्थित है ॥ १२ ॥ उस ब्रह्मको सूर्यप्रकाश नहीं करसक्ते चन्द्र तारा बिजुली वा अग्निभी उसके प्रकाश करनेमें समर्थ नहीं, बहुत क्या यह सम्पूर्ण जगत् उस स्वप्रकाश आत्मासेही प्रकाशित होता है उससेही यह सब प्रकाशित है ॥ १३ ॥ यह अमृतमय ब्रह्मही आगे पीछे दक्षिणउत्तर नीचे और ऊपर भागमें स्थित है अधिक क्या इस सब जगत्कोही ब्रह्ममय जानना चाहिये ॥ १४ ॥ हे गिरिराज ! जो पुरुष श्रेष्ठ इसप्रकार अनुभव करसक्ते हैं वही कृतार्थ है वह ब्रह्मस्वरूप प्रसन्नभाव होकर शोक और विषयकी कांक्षा रहित होते है ॥ १५ ॥ हे गिरिराज ! द्वैतभावही भयका कारण है द्वैतभाव दूर होनेसे फिर संसारभय नहीं रहता, मै अद्वैतभावनिष्ठसे वियुक्त नहीं हूं और वह मुझसे पृथक् नहीं है ॥ १६ ॥ हे पर्वतराज ! यह निश्चय जानो, वह ज्ञानी व्यक्ति मैं हूं, जो मै हूं सो वह ज्ञानी है, जिस किसी स्थानमें ज्ञानी क्यो न रहैं उसी स्थानमें उसको मेरादर्शन

प्राप्त होता है ॥१७॥ मैं तीर्थ कैलास और वैकुण्ठमें निवास नहीं करती परन्तु जो ज्ञानी मुझमें परायण है उसीके हृदयकमलमें वास करती हूं ॥१८॥ जो कोई मुझमें निष्ठावाले ज्ञानीकी एकबार पूजा करता है उसको मेरी पूजाका कोटिगुण फल होता है, जिसका चित्त चैतन्यस्वरूप ब्रह्ममे लीन हुआ है उसका वंश पवित्र है उसकी माता कृतकृत्य ॥१९॥ और उस पुरुषसे पृथ्वी पुण्यशालिनी होती है. हे पर्वतराज ! आपने जो मुझसे ब्रह्मज्ञानका विषय पूँछा ॥२०॥ वह मैंने सब कह दिया इस विषयमें अब कुछ कहना नहीं है. यह ज्येष्ठपुत्र भक्तिमान् शीलसम्पन्न॥२१॥यथोक्त शिष्यसे कहना अन्यसे नहीं कहना. जिसकी इष्टदेवमें पराभक्ति होती है और देवताके समान गुरुमें भक्ति होती है ॥ २२ ॥ उसीके निमित्त श्रेष्ठपुरुष यह ब्रह्मविद्या प्रकाशकरते हैं अर्थात् उसी महात्माको यह विद्या प्रकाशित

नाऽहंतीर्थेनकैलासेवैकुंठेवानकर्हिचित् ॥ वसामिकिंतुमज्ज्ञानिहृदयांभोजमध्यमे॥१८॥मत्पूजाकोटिफलदंसकृन्मज्ज्ञानिनोऽर्चनम् ॥ कुलं पवित्रंतस्याऽस्तिजननीकृतकृत्यका ॥१९॥विश्वंभरापुण्यवतीचिल्लयोयस्यचेतसः ॥ ब्रह्मज्ञानंतुयत्पृष्टंत्वयापर्वतसत्तम॥२०॥कथितंतन्मया सर्वंनाऽतोवक्तव्यमस्तिहि ॥ इदंज्येष्ठायपुत्रायभक्तियुक्तायशीलिने ॥ २१ ॥ शिष्यायचयथोक्तायवक्तव्यंनाऽन्यथाक्वचित् ॥ यस्यदेवेपरा भक्तिर्यथादेवेतथागुरौ ॥ २२ ॥ तस्यैतेकथिताह्यर्थाःप्रकाशंतेमहात्मनः ॥ येनोपदिष्टाविद्येयंसएवपरमेश्वरः ॥ २३ ॥ यस्यायंसुकृतंकर्तुम समर्थस्ततोऽऋणी ॥ पित्रोरप्यधिकःप्रोक्तोब्रह्मजन्मप्रदायकः ॥ २४ ॥ पितृजातंजन्मनष्टंनेत्थंजातंकदाचन ॥ तस्मैनद्रुह्येदित्यादिनिगमोप्य वदन्नग ॥ २५ ॥ तस्माच्छास्त्रस्यसिद्धांतोब्रह्मदातागुरुःपरः ॥ शिवेरुष्टेगुरुस्त्रातागुरौरुष्टेनशंकरः॥२६॥तस्मात्सर्वप्रयत्नेनश्रीगुरुंतोषयेन्नग ॥ कायेनमनसावाचासर्वदातत्परोभवेत्॥२७॥अन्यथातुकृतघ्नःस्यात्कृतघ्नेनास्तिनिष्कृतिः ॥ इंद्रेणाऽथर्वणायोक्ताशिरश्छेदप्रतिज्ञया ॥ २८॥

होती है इस ब्रह्मविद्याका उपदेश करते हैं वह साक्षात् परमेश्वरस्वरूप हैं ॥२३॥ इस विद्याको प्राप्त होकर शिष्य प्रत्युपकारमे असमर्थ होता है इससे जीवनपर्यन्त गुरुके समीप ऋणी रहता है, जो ब्रह्मरूपमें युक्त करते हैं वह ब्रह्मजन्मदाता गुरुमाता पितासेभी अधिक पूज्य हैं ॥२४॥पितासे प्रगट होकर जन्म मरण होनेसे नष्ट होते हैं परन्तु ब्रह्मरूप जन्मसे फिर कभी नष्ट नहीं होता.हे पर्वतराज।"तस्मै न द्रुह्येत्कृतमस्यजानन्" इस श्रुतिनेभी कहाहै कि, ब्रह्मदाता गुरुका कार्य स्मरण कर कभी उससे द्रोह न करै॥ २५॥इसकारण शास्त्रके सिद्धान्तअनुसार ब्रह्मदाता गुरु सबसे श्रेष्ठ है।शिवके रुष्ट होनेपर गुरु रक्षक होसक्ताहै, पर गुरुके रुष्ट होनेपर शिव कभी उसकी रक्षा नहीं करते ॥२६॥ हे पर्वतराज ! इसकारण काय मन वचनसे सर्वदा यत्नपूर्वक श्रीगुरुको संतुष्ट करै ॥२७॥ अन्यथा वह कृतघ्नी होगा और कृतघ्न पुरुषकी

निष्कृति नहीं होती, गुरुके वचन उल्लंघन करनेसे क्या दशा होती है सो कहते है—दध्यङ्नामक आथर्वण मुनिने इन्द्रसे प्रार्थना की कि, आप मुझे ब्रह्मविद्या दीजिये इन्द्रने कहा विद्या तौ दूंगा पर यदि आप अन्य किसीको यह विद्या दोगे तो मै तुम्हारा मस्तक छेदन करूंगा उनके. स्वीकारकरनेपर इन्द्रने ब्रह्मविद्या दी॥ २८॥ तब कुछ काल उपरान्त दोनों अश्विनीकुमारोंने मुनिके पास आय विद्याकी प्रार्थना की मुनिने कहा विद्या देनेसे इन्द्र मेरा मस्तक छेदन करेगा तब अश्विनीकुमार बोले हम आपका यह मस्तक छेदनकर आपके देहमें अश्वका मस्तक लगाये देते है उस मस्तकसे आप हमको विद्या उपदेश कीजिये, जब इन्द्र आपका यह मस्तक छेदन करेगा तब हम आपका पूर्वशिर संयुक्त करदेंगे मुनिने सम्मत हो उनको ब्रह्मविद्याका उपदेश किया तब इन्द्रने आकर उनका वह मस्तक छेदन किया, तब अश्विनी कुमारोने २९ ॥ उनका मुख्य शिर जोडकर फिर उनके मुख्य शिरसे ब्रह्मविद्या सुनी यह कथा श्रुतिसिद्धहै. इस प्रकार संकटसे प्राप्त होनेवाली विद्याको जिसने

अश्विभ्यांकथनेतस्यशिरश्छिन्नंचवज्रिणा ॥ अश्वीयंतच्छिरोनष्टंदृष्ट्वावैद्यौसुरोत्तमौ ॥ २९ ॥ पुनःसंयोजितंस्वीयंताभ्यांमुनिशिरस्तदा ॥ इतिसंकटसंपाद्याब्रह्मविद्यानगाधिप ॥ लब्धायेनसधन्यःस्यात्कृतकृत्यश्चभूधर ॥ ३० ॥ इति श्रीदेवीभागवतेमहापुराणेसप्तमस्कन्धेदेवीगीतायांषड्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३६ ॥ हिमालयउवाच ॥ स्वीयांभक्तिंवदस्वांबयेनज्ञानंसुखेनहि ॥ जायेतमनुजस्याऽस्य मध्यमस्याऽविरागिणः ॥१॥ देव्युवाच॥मार्गास्त्रयोमे विख्यातामोक्षप्राप्तौनगाधिप ॥ कर्मयोगोज्ञानयोगोभक्तियोगश्चसत्तम ॥२ ॥ त्रयाणामप्ययंयोग्यःकर्तुंशक्योऽस्तिसर्वथा ॥ सुलभत्वान्मानसत्वात्कायचित्ताद्यपीडनात् ॥ ३ ॥ गुणभेदान्मनुष्याणांसाभक्तिस्त्रिविधामता ॥ परपीडांसमुद्दिश्यदंभंकृत्वापुरःसरम् ॥४॥ मात्सर्यक्रोधयुक्तोयस्तस्यभक्तिस्तु तामसी ॥ परपीडादिरहितःस्वकल्याणार्थमेवच ॥ ५ ॥

प्राप्त किया, हे पर्वतराज ! वह धन्य और कृतकृत्य हैं ॥ ३० ॥ इति श्रीदेवीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३६ ॥ ॥ छ ॥ हिमालय बोले हे मातः ! अधिरागी मध्यम अधिकारी पुरुषको जिसप्रकार सुखपूर्वक ज्ञानलाभ होसके इस समय आप वही अपना भक्तियोग कहो ॥ १ ॥ देवीने कहा हे नगेन्द्र ! मुक्तिप्राप्तिके निमित्त तीन मार्ग है. कर्मयोग, ज्ञानयोग और भक्तियोग ॥ २ ॥ इन तीनोंमें भक्तियोगही सहजमें सिद्ध होता है. कारण कि, यह योग द्रव्यव्यय और शरीरकी पीडाके बिना केवल मनकी वृत्तिसेही संपादित होता है, इससे सुलभ है ॥ ३ ॥ सत्व रज तम इन तीन प्रकारके गुणभेदसे मनुष्यकी भक्ति सात्विकी राजसी और तामसी ऐसी तीन प्रकारकी होती है जो दम्भप्रकाशपूर्वक दूसरेको पीडा देनेके निमित्त ॥ ४ ॥ मात्सर्य और क्रोधादियुक्त होकर उपासना करताहै

उसकी तामसी भक्ति है और जो परपीडासे रहित हो अपने कल्याणके निमित्तही ॥ ५ ॥ सकाम भावसे यश और भोगमें लोलुप हो अतिभक्तिसे उस उस फल प्राप्तिके निमित्त और अत्यन्त भक्तिसे उपासना करते हैं ॥ ६ ॥ और अपनी अज्ञतासे हुई भेदबुद्धिद्वारा मुझे अपनेसे अन्य जानते है हे नगाधिप!उस पामरकी भक्ति राजसी है ॥ ७ ॥ परमात्माको अर्पणकिये कर्महीं पापनाश करनेमें समर्थ होते है वह वेदोक्त कर्म दिन रात मुझे अवश्य कर्तव्य है ॥ ८ ॥ इसप्रकार निश्चय कर जो भेदबुद्धिसे मेरी प्रसन्नताके निमित्त नित्यकर्मानुष्ठान करताहै हे पर्वतराज|उसकी सात्विकीभक्ति है॥ ९॥यह सात्विकी भक्ति परमप्रेमरूपा और पर भक्तिकी प्रापिका है किन्तु यह स्वयंही पराभक्ति नहीं है कारण कि, इसमें भेदबुद्धि वर्तमान रहती है परन्तु राजसी तामसी भक्ति परमभक्तिकी प्रापिका नहीं इससे तामसी

नित्यंसकामोह्रदयंयशोर्थीभोगलोलुपः॥तत्तत्फलसमावाप्त्यैमामुपास्तेऽतिभक्तितः ॥६॥ भेदबुद्ध्यातुमांस्वस्मादन्यांजानातिपामरः॥तस्यभक्तिःसमाख्यातानगाधिपतुराजसी ॥ ७ ॥ परमेशार्पणंकर्मपापसंक्षालनायच ॥ वेदोक्तत्वादवश्यंतत्कर्तव्यंतुमयाऽनिशम् ॥ ८॥ इतिनिश्चितबुद्धिस्तुभेदबुद्धिमुपाश्रितः ॥ करोतिप्रीतयेकर्मभक्तिःसानगसात्त्विकी ॥ ९॥ परभक्तेःप्रापिकेयंभेदबुद्ध्यवलंबनात् ॥ पूर्वप्रोक्तेह्युभेभक्तीनपरप्रापिकेमते ॥ १० ॥ अधुनापरभक्तिंतुप्रोच्यमानांनिबोधमे ॥ मद्गुणश्रवणंनित्यंममनामानुकीर्तनम् ॥ ११ ॥ कल्याणगुणरत्नानामाकरायांमयिस्थिरम् ॥ चेतसोवर्तनंचैवतैलधारासमंसदा ॥ १२ ॥ हेतुस्तुतत्रकोवापिनकदाचिद्भवेदपि ॥ सामीप्यसार्ष्टिसायुज्यसालोक्यानांनचैषणा ॥ १३ ॥ मत्सेवातोऽधिकंकिंचिन्नैवजानातिकर्हिचित् ॥ सेव्यसेवकताभावात्तत्रमोक्षनवांछति ॥ १४ ॥ परानुरक्त्यामामेवचिंतयेद्योह्यतंद्रितः॥ स्वाभेदेनैवमांनित्यंजानातिनविभेदतः ॥ १५ ॥

और राजसी भक्तिका त्याग करके इसकाही आश्रय करै ॥१०॥ हे नगेन्द्र । अब मैं पराभक्तिका वर्णन करती हूं तुम सुनो.जो कोई सदा मेरे गुणश्रवण और सदा मेरे नामको कीर्तन करता है ॥११॥ जिसका मन कल्याण और गुण रत्नका आकर मुझमेही तेलधाराके समान अविच्छिन्नभावसे सदा स्थित रहता है ॥ १२ ॥ और उसमें किसी फलके हेतु व किसी फलकी आकांक्षा नहीं करता तथा सामीप्य, सार्ष्टि सायुज्य और सालोक्य मुक्तिकी भी कामना नहीं करता ॥१३॥और जो प्राणी मेरी सेवासे अधिक और कुछ नहीं जान्ता, जो सेव्यसेवकभाव त्यागकर मोक्षकी भी आकांक्षा नहीं करता ॥ १४ ॥ जो जितेन्द्रिय हो

परानुरक्तिपूर्वक मेरीही आकांक्षा करता है और मुझको अपनेसे पृथक् न करके मैंही सच्चिदानन्दरूप हूं ऐसा जानता है ॥ १५॥ और जो सब जीवोंमें मेराही रूप जान्ता है अपने परायेमें समान प्रीतियुक्त है॥ १६॥जो चैतन्यके समानत्वसे सर्वत्र विद्यमान सर्वस्वरूपिणी मेरे सहित सदा सब जीवोंका अभिन्नत्व जान्ता है॥ १७॥ हे नगेश्वर ! जो भेदबुद्धि त्यागके कारण चाण्डालपर्यन्त सब जीवोंको नमस्कार और सत्कार करता है और भेदवर्जनसे कहीं भी जिसकी द्रोहबुद्धि नहीं है ॥ १८ ॥ जो मेरा मेरे भक्तोंका दर्शन मेरा शास्त्रश्रवण और मेरे मंत्रादिविषयमें श्रद्धायुक्त है॥ १९॥मेरेहीमें प्रेमसे आकुलमति हो मेरी कथामात्र सुननेसे रोमांचित शरीर होता है प्रेमके आँसुओंसे जिसके नेत्र पूर्ण गद्गद कण्ठ होता है ॥ २० ॥ हे नगेश्वर ! जो अनन्यभावसे जगत्की योनि सर्व कारणोंकी कारण मुझ परमेश्वरीकी पूजा

मद्रूपत्वेनजीवानांचिंतनंकुरुतेतुयः ॥ यथास्वस्यात्मनिप्रीतिस्तथैवचपरात्मनि ॥ १६ ॥ चैतन्यस्यसमानत्वान्नभेदंकुरुतेतुयः ॥ सर्वत्रव र्तमानानांसर्वरूपांचसर्वदा ॥ १७ ॥ नमतेयजतेचैवाप्याचांडालांतमीश्वर ॥ नकुत्रापिद्रोहबुद्धिंकुरुतेभेदवर्जनात् ॥ १८ ॥ मत्स्थानदर्श नश्रद्धामद्भक्तदर्शनेतथा ॥ मच्छास्त्रश्रवणेश्रद्धामंत्रतंत्रादिषुप्रभो ॥ १९ ॥ मयिप्रेमाकुलमतीरोमांचिततनुःसदा ॥ प्रेमाश्रुजलपूर्णाक्षःकंठग द्गदनिस्वनः ॥ २० ॥ अनन्येनैवभावेनपूजयेद्योनगाधिप ॥ मामीश्वरींजगद्योनिंसर्वकारणकारणम् ॥ २१ ॥ व्रतानिममदिव्यानिनित्यनैमि त्तिकान्यपि ॥ नित्यंयःकुरुतेभक्त्यावित्तशाठ्यविवर्जितः ॥ २२ ॥ मदुत्सवदिदृक्षाचमदुत्सवकृतिस्तथा ॥ जायतेयस्यनियतंस्वभावादेव भूधर ॥ २३ ॥ उच्चैर्गायंश्चनामानिममैवखलुनृत्यति ॥ अहंकारादिरहितोदेहतादात्म्यवर्जितः ॥ २४ ॥ प्रारब्धेनयथायच्चक्रियतेतत्तथाभवे त् ॥ नमेचिंतास्तितत्रापिदेहसंरक्षणादिषु ॥२५॥ इतिभक्तिस्तुयाप्रोक्तापरभक्तिस्तुसास्मृता ॥ यस्यांदेव्यतिरिक्तंतुनकिंचिदपिभाव्यते॥२६॥ इत्थंजातापराभक्तिर्यस्यभूधरतत्त्वतः॥ तदैवतस्यचिन्मात्रेमद्रूपेविलयोभवेत् ॥ २७ ॥

करता है।।२१।।जो भक्तिपूर्वक कृपणता त्याग मेरे नित्य नैमित्तिकके दिव्यव्रत करता है।।२२।।जिसको स्वभावसेही मेरे उत्सव करने और देखनेकी इच्छा रहती है हे भूधर ! ।।२३।। जो मेरे नाम ऊंचे स्वरसे लेकर गाते और नृत्य करते हैं जो अहंकार और देहके तादात्म्यभावसे रहित है।।२४।।जो कोई यह समस्तही प्रारब्ध कर्मानुसार होता है यह जानकर मेरे ध्यानके अतिरिक्त देहरक्षादिविषयमेंभी चिन्ता नही करते ॥ २५ ॥ उन पुरुषोंकी यह भक्ति पराभक्ति कहाती है, जिसमें देवीविचारके अतिरिक्त अन्य किसी विषयकी चिन्ता नहीं रहती ॥ २६ ॥ हे पर्वतराज ! इसप्रकार तत्वसे जिसको पराभक्ति प्राप्त हुई है वह

तत्काळही मेरे चिद्रूपमें लीन हो जाता है ॥२७॥ जिस ज्ञानसे भक्ति और ज्ञानकी पूर्णता होती है इस कारण वैराग्य और भक्तिकी पराकाष्ठाकाही नाम ज्ञान है ज्ञानमें यह दोनोंही है ॥२८॥ हे पर्वतराज ! जो भक्तिकरकेभी प्रारब्धवश मेरे ज्ञानके अधिकारी नहीं होते वह मणिद्वीपमें गमन करते है॥ २९॥हे पर्वतराज ! वहां जाकर इच्छा न करनेसे भी अनेक भोगोकी प्राप्ति होती है, उसके अन्तमें मेरा चिद्रूप ज्ञानलाभ करके ॥ ३० ॥ उस ज्ञानसे मुक्त होजाता है. कारण कि, ज्ञानके विना मुक्ति नहीं होती यहां जिसको संवित् स्वरूप हृदयमें प्राप्त प्रत्यगात्माका ज्ञान होता है ॥ ३१ ॥ तो मेरे सम्वित् रूपका ज्ञान होनेसे उसके प्राण उत्क्रान्त नहीं होते, इस शरीरमेंही लय होजाते है"न तस्य प्राणा उत्क्रामन्ति" इतिश्रुतेः उसका ब्रह्मके साथ अभेद होता है "ब्रह्मविद्ब्रह्मैव भवति, इति श्रुतेः ॥ ३२ ॥ जिस प्रकार कंठमें स्थित सुवर्णका भ्रमवश नष्ट होना जानाजाता है और भ्रमके नष्ट होनेसे प्राप्त वस्तुकीही प्राप्ति मानी जाती है ॥ ३३ ॥ हे नगस

भक्तेस्तुयापराकाष्ठासैवज्ञानंप्रकीर्तितम् ॥ वैराग्यस्यचसीमासाज्ञानेतदुभयंयतः॥ २८ ॥ भक्तौकृतायांयस्यापिप्रारब्धवशतोनग ! नजायते ममज्ञानंमणिद्वीपंसगच्छति ॥२९॥ तत्रगत्वाऽखिलान्भोगाननिच्छन्नपिचर्च्छति ॥ तदंतेममचिद्रूपज्ञानंसम्यग्भवेन्नग ॥ ३०॥ तेनमुक्तःसदैव स्याज्ज्ञानान्मुक्तिर्नचान्यथा ॥ इहैवयस्यज्ञानं स्याद्धृद्गतंप्रत्यगात्मनः ॥ ३१ ॥ ममसंवित्परतनोस्तस्यप्राणाव्रजंतिन ॥ ब्रह्मैवसंस्तदाप्नोति ब्रह्मैवब्रह्मवेदयः ॥ ३२ ॥ कंठचामीकरसममज्ञानात्तुतिरोहितम् ॥ ज्ञानादज्ञाननाशेनलब्धमेवहिलभ्यते ॥ ३३ ॥ विदिताविदितादन्य न्नगोत्तमवपुर्मम ॥ यथादर्शेतथाऽऽत्मनियथाजलेतथापितृलोके ॥ ३४ ॥ छायातपौयथास्वच्छौविविक्तौतद्वदेवहि ॥ ममलोकेभवेज्ज्ञानं द्वैतभानविवर्जितम् ॥ ३५ ॥ यस्तुवैराग्यवानेवज्ञानहीनोम्रियेतचेत् ॥ ब्रह्मलोकेवसेन्नित्यंयावत्कल्पंततःपरम् ॥ ३६ ॥ शुचीनांश्रीमतां गेहेभवेत्तस्यजनिःपुनः ॥ करोतिसाधनंपश्चात्ततोज्ञानंहिजायते ॥ ३७ ॥ अनेकजन्मभीराजञ्ज्ञानंस्यान्नैकजन्मना ॥ ततःसर्वप्रयत्नेनज्ञा नार्थंयत्नमाश्रयेत् ॥ ३८॥ नोचेन्महान्विनाशःस्याज्जन्मैतद्दुर्लभंपुनः ॥ तत्राऽपिप्रथमेवर्णेवेदप्राप्तिश्चदुर्लभा ॥ ३९ ॥

त्तम ! मेरे चिद्रूपतनुविहित घटादिकार्य अविदित मायारूपसे भिन्न है, जिसप्रकार दर्पणमें प्रतिबिम्ब पडता है इसीप्रकार इस देहमें आत्माका अनुभव होता है और जिसप्रकार जलमें प्रतिबिम्ब पूर्वकी अपेक्षा विविक्त रूपसे प्रकाशित होता है इसीप्रकारसे पितृलोकमें देहसे विविक्तभावमें आत्माका अनुभव होता है ॥ ३४॥जैसे छाया और आतपका भेद प्रकाशस्वरूपसे स्वच्छरूपसे दीखता है इसीप्रकार मणिद्वीपमें द्वैतभाववर्जित ज्ञान होता है ॥ ३५ ॥ जो वैराग्यवान् होकर पूर्णज्ञान प्राप्त हुये विना प्राणत्याग करतेहै वह प्रलयपर्यन्त ब्रह्मलोकमें निवास करके ॥३६॥ फिर पवित्र श्रीमान् पुरुषोंके घर जन्म ग्रहण कर साधन करने उपरान्त फिर ज्ञानलाभ करते है ॥ ३७ ॥ हे राजन् ! एक जन्ममें नहीं अनेक जन्मोंमें ज्ञान होता है इसकारण सब प्रयत्नसे ज्ञानको आश्रय करै ॥३८ ॥ यदि मनुष्यजन्म

प्राप्त होकर ज्ञानलाभ न किया तो विनाश होगा. कारण कि, मनुष्यजन्म बडा दुर्लभ है उसमे भी ब्राह्मण और उसमे भी वेदप्राप्ति बहुतही दुर्लभ है ॥ ३९ ॥ शम, दम, उपरति, तितिक्षा, समाधान और श्रद्धा यह षट्सम्पत्ति, योगसिद्धि और उत्तम गुरुकी प्राप्ति यह इस लोकमें बडी दुर्लभ है ॥ ४० ॥ इन्द्रियोंकी पटुता शरीरका संस्कार और अनेक जन्मोके पुण्योदयसे मोक्षमें इच्छा होती है ॥ ४१ ॥ जो मनुष्य साधनसे सफल होनेवाले इस शरीरको प्राप्त करके ज्ञानके निमित्त यत्न नहीं करता उसका जन्म निरर्थक है ॥ ४२ ॥ हे राजन् ! इसकारण यथाशक्ति ज्ञानप्राप्तिके निमित्त यत्न करे तो अवश्य उसको पदपदमें अश्वमेधका फल प्राप्त होता है ॥ ४३ ॥ जैसे दूधमें घृत निमग्न है इसीप्रकार सब भूतोंमें ज्ञान निवास करता है, उसकी मंथानभूत मनसे सदा मथना चाहिये ॥ ४४ ॥ ज्ञानको प्राप्त होकरही यह प्राणी कृतार्थ होता है यह वेदान्तकी घोषणा है यह संक्षेपसे आपके प्रति सब वर्णन किया अब क्या सुननेकी इच्छा है ? ॥ ४५ ॥ इति श्रीदे

शमादिषट्कसंपत्तिर्योगसिद्धिस्तथैवच ॥तथोत्तमगुरुप्राप्तिःसर्वमेवाऽत्रदुर्लभम् ॥४०॥ तथेंद्रियाणांपटुतासंस्कृततत्वंतनोस्तथा ॥ अनेकजन्म
पुण्यैस्तुमोक्षेच्छाजायतेततः ॥४१ ॥ साधनेसफलेप्येवंजायमानेऽपियोनरः ॥ ज्ञानार्थंनैवयततेतस्यजन्मनिरर्थकम् ॥ ४२ ॥ तस्माद्राजन्य
थाशक्त्याज्ञानार्थंयत्नमाश्रयेत् ॥ पदेपदेऽश्वमेधस्यफलमाप्नोतिनिश्चितम् ॥ ४३ ॥ घृतमिवपयसिनिगूढंभूतेभूतेचवसतिविज्ञानम् ॥ सततं
मंथयितव्यंमनसामंथानभूतेन ॥ ४४ ॥ ज्ञानंलब्ध्वाकृतार्थःस्यादितिवेदांतडिंडिमः ॥ सर्वमुक्तंसमासेनकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ ४५ ॥
इति श्रीदे० म० सप्तमस्कंधेदेवीगीतायांसप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥ हिमालयउवाच ॥ कतिस्थानानिदेवेशिद्रष्टव्यानिमहीतले ॥ मुख्या
निचपवित्राणिदेवीप्रियतमानिच ॥१॥ व्रतान्यपितथायानितुष्टिदान्युत्सवाअपि ॥ तत्सर्वंवदमेमातःकृतकृत्योयतोनरः ॥२॥ श्रीदेव्युवाच॥
सर्वंदृश्यंममस्थानंसर्वेकालाव्रतात्मकाः ॥ उत्सवाःसर्वकालेषुयतोऽहंसर्वरूपिणी ॥ ३ ॥ तथापिभक्तवात्सल्यात्किंचित्किंचिदथोच्यते ॥
शृणुष्वाऽवहितोभूत्वानगराजवचोमम ॥ ४ ॥

वीभागवते महापुराणे सप्तमस्कंधे भाषाटीकायां सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥ हिमालय बोले हे देवि ! इस पृथ्वीमें तुम्हारे मुख्य और प्रिय कितने स्थान है सो तुम मुझसे कहो ॥ १ ॥ हे मातः ! जिन सब व्रत और उत्सवका अनुष्ठान करनेसे मनुष्य कृतकृत्य होते है अपने प्रीतिदायक उन सब व्रत और उत्सवका वर्णन कीजिये ॥२॥ श्रीदेवी बोली हे पर्वतराज ! मै सर्वाधिष्ठानस्वरूपिणी हूं इसकारण भूमण्डलमें जितने स्थान विद्यमान है वह सबही मेरी अधिष्ठान भूमि है और मैं सब कालमयी हूं इसकारण सबकालही मेरा व्रत और उत्सवात्मक हैं इस कारण जिस समय जिसका अनुष्ठान करै उसकोही मेरी प्रीतिप्रद जाने॥ ३॥ पर तथापि भक्तवत्सलतासे कुछ तुमसे कहती हूं. हे नगराज ! वह सावधान होकर मुझसे सुनो ॥ ४ ॥

दक्षिणदेशमे कोलापुर (करवीर) स्थानमे लक्ष्मीनामसे सदा स्थित हूं. सह्यनाम पर्वतमे मातृपुरस्थानमे रेणुकारूपसे निवास करती हू ॥ १५॥ तुलजापुर और सप्तशृंग स्थानमे हिंगुला और ज्वालामुखी निवास करती है ॥ ६॥ यह शाकम्भरी, भ्रामरी, श्रीरक्तदन्तिका और दुर्गाका स्थान है ॥ ७॥ विन्ध्याचल निवासिनीका सर्वोत्तम स्थान है, कांचीपुरमे अन्नपूर्णाका महास्थान ॥ ८॥ यही पुर भीमादेवी विमला श्रीचन्द्रकला और कौशिकीका महास्थान है ॥ ९॥ नीलपर्वतके शृंगमें नीलाम्बरीका परमस्थान और सुन्दर श्रीनगरको जाम्बूनदेश्वरीका परमस्थान जानो ॥ १०॥ नेपालमें गुह्यकालीका उत्कृष्ट स्थान है, चिदम्बरदेशमें मीनाक्षीका परमस्थान है ॥ ११॥ वेदारण्यक महास्थानमें सुन्दरी देवी, एकाम्बर महास्थानमे पराशक्ति स्थिति करती है ॥ १२॥ महालसा, योगेश्वरी और नीलसरस्वतीका स्थान चीनदेशमें है

कोलापुरंमहास्थानंयत्रलक्ष्मीःसदास्थिता ॥ मातुःपुरंद्वितीयंचरेणुकाधिष्ठितंपरम् ॥ ५ ॥ तुलजापुरंतृतीयंस्यात्सप्तशृंगंतथैवच ॥ हिंगुला यामहास्थानंज्वालामुख्यास्तथैवच ॥ ६ ॥ शाकंभर्याःपरंस्थानंभ्रामर्याःस्थानमुत्तमम् ॥ श्रीरक्तदंतिकास्थानंदुर्गास्थानंतथैवच ॥ ७ ॥ विंध्याचलनिवासिन्याःस्थानंसर्वोत्तमोत्तमम् ॥ अन्नपूर्णामहास्थानंकांचीपुरमनुत्तमम् ॥ ८ ॥ भीमादेव्याःपरंस्थानंविमलास्थानमेवच ॥ श्रीचंद्रलामहास्थानंकौशिकीस्थानमेवच ॥ ९ ॥ नीलांबायाःपरंस्थानंनीलपर्वतमस्तके ॥ जांबूनदेश्वरीस्थानंतथाश्रीनगरंशुभम् ॥ १० ॥ गुह्यकाल्यामहास्थानंनेपालेयत्प्रतिष्ठितम् ॥ मीनाक्ष्याःपरमंस्थानंयच्चप्रोक्तंचिदंबरे ॥ ११ ॥ वेदारण्यंमहास्थानंसुन्दर्याःसमधिष्ठितम् ॥ एकांबरंमहास्थानंपरशक्त्याप्रतिष्ठितम् ॥ १२ ॥ महालसापरंस्थानंयोगेश्वर्यास्तथैवच ॥ तथानीलसरस्वत्याःस्थानंचीनेषुविश्रुतम् ॥ ॥ १३ ॥ वैद्यनाथेतुबगलास्थानंसर्वोत्तमंमतम् ॥ श्रीमच्छ्रीभुवनेश्वर्यामणिद्वीपंममस्मृतम् ॥ १४ ॥ श्रीमत्रिपुरभैरव्याःकामाख्यायोनिमंडलम् ॥ भूमंडलेक्षेत्ररत्नंमहामायाधिवासितम् ॥ १५ ॥ नातःपरतरंस्थानंक्वचिदस्तिधरातले ॥ प्रतिमासंभवेद्देवीयत्रसाक्षाद्रजस्वला ॥ ॥ १६ ॥ तत्रत्यादेवताःसर्वाःपर्वतात्मकतांगताः ॥ पर्वतेषुवसंत्येवमहत्योदेवताअपि ॥ १७ ॥ तत्रत्यापृथिवीसर्वादेवीरूपास्मृताबुधैः ॥ नातःपरतरंस्थानंकामाख्यायोनिमंडलात् ॥ १८ ॥

॥ १३॥ वैद्यनाथमे वगलाका सर्वोत्तमस्थान है, मणिद्वीपमे मुझ भुवनेश्वरीका परमस्थान है ॥ १४॥ जिस कामरूदेशमें सतीका योनिमंडल गिरा है वह कामाख्या योनिमंडल त्रिपुरभैरवीका महास्थान है, भूमण्डलमें यह क्षेत्ररत्न है इस कारण ऐसा दूसरा स्थान नहीं है ॥ १५ ॥ इससे अधिक पृथ्वीमे ऐसा कोई स्थान नहीं है इस स्थानमें महामाया प्रत्येक मासमे रजस्वला होती है ॥ १६॥ यहांके सव देवता पर्वतभावको प्राप्त हो वहां निवास करते है ॥ १७॥ वहांकी सव पृथ्वी देवीरूप है ऐसा पडित कहते है इस कामाख्या योनिमण्डलसे श्रेष्ठ दूसरा स्थान नहीं है ॥ १८ ॥ पुष्करक्षेत्र गायत्रीका परमस्थान है, अमरेशमे चण्डिका और प्रभासमे

पुष्करेक्षिणी निवास करती हैं ॥ १९ ॥ नैमिषमहास्थानमें लिंगधारिणी, देवी पुष्कराक्षमें पुरुहूता और आषाढी स्थानमे रति निवास करतीहैं ॥ २० ॥ चण्ड मुण्डके महास्थानमे दण्डिनी, परमेश्वरी, भारभूतिस्थानमें भूति, नकुलस्थानमें नकुलेश्वरी निवास करतीहै ॥२१॥ हारिश्चन्द्रस्थानमें चन्द्रिका, श्रीपर्वतमे शांकरी, जप्येश्वरमे त्रिशूला और आम्रातकेश्वरमें सूक्ष्मा निवास करती है ॥२२॥उज्जयनीमें शांकरी, मध्यमेश्वरमें शर्वाणी, केदार महाक्षेत्रमें प्रसिद्ध मार्गदायिनी ॥२३॥ भैरवस्थानमे भैरवी, गयामे मंगला, कुरुक्षेत्रमे स्थाणुप्रिया, नाकुलमे स्वायम्भुवी॥२४॥कनखलमें उग्रा, विमलेश्वरमे विश्वेशा, अट्टहासमें महानन्दा, महेन्द्र पर्वतमें

गायत्र्याश्चपरंस्थानंश्रीमत्पुष्करमीरितम् ॥ अमरेशेचंडिकास्यात्प्रभासेपुष्करेक्षिणी ॥ १९ ॥ नैमिषेतुमहास्थानेदेवीसालिङ्गधारिणी ॥ पुरुहूतापुष्कराक्षेअषाढौचरतिस्तथा ॥ २० ॥ चंडमुंडीमहास्थानेदंडिनीपरमेश्वरी ॥ भारभूतौभवेद्भूतिर्नाकुलेनकुलेश्वरी ॥ २१ ॥ चंद्रिकातु हरिश्चंद्रेश्रीगिरौशांकरीस्मृता ॥ जप्येश्वरेत्रिशूलास्यात्सूक्ष्माचाम्रातकेश्वरे ॥ २२ ॥ शांकरीतुमहाकालेशर्वाणीमध्यमाभिधे ॥ केदाराख्येमहाक्षेत्रेदेवीसामार्गदायिनी ॥ २३ ॥ भैरवाख्येभैरवीसागयायांमंगलास्मृता ॥ स्थाणुप्रियाकुरुक्षेत्रेस्वायंभुव्यपिनाकुले ॥ २४ ॥ कनखलेभवेदुग्राविश्वेशाविमलेश्वरे ॥ अट्टहासेमहानंदामहेंद्रेतुमहांतका ॥ २५ ॥ भीमेभीमेश्वरीप्रोक्तास्थानेवस्त्रापथेपुनः ॥ भवानीशांकरीप्रोक्तारुद्राणीत्वर्धकोटिके ॥ २६ ॥ अविमुक्तेविशालाक्षीमहाभागामहालये ॥ गोकर्णेभद्रकर्णीस्याद्भद्रास्याद्भद्रकर्णके ॥२७॥ उत्पलाक्षीसुवर्णाक्षेस्थाण्वीशास्थाणुसंज्ञिके ॥ कमलालयेतुकमलाप्रचंडाछगलंडके ॥ २८ ॥ कुरंडलेत्रिसंध्यास्यान्माकोटेमुकुटेश्वरी ॥ मंडलेशेशांडकीस्यात्कालीकालंजरेपुनः ॥ २९ ॥ शंकुकर्णेध्वनिःप्रोक्तास्थूलास्यात्स्थूलकेश्वरे ॥ ज्ञानिनांहृदयांभोजेहृल्लेखापरमेश्वरी ॥ ३० ॥ प्रोक्तानीमानिस्थानानिदेव्याःप्रियतमानिच ॥ तत्तत्क्षेत्रस्यमाहात्म्यंश्रुत्वापूर्वंनगोत्तम ॥ ३१ ॥

महान्तका ॥ २५ ॥ भीम स्थानमे भीमेश्वरी, वस्त्रापथमे भवानी, शांकरीअर्धकोटिस्थानमे रुद्राणी ॥२६॥अविमुक्त स्थानमे विशालाक्षी, महालयमें महाभागा, गोकर्णमें भद्रकर्णी, भद्रकर्णमे भद्रा॥२७॥सुवर्णाख्य स्थानमें उत्पलाक्षी, स्थाणुस्थानमें स्थाण्वीशा, कमलालयमें कमला, छगलंडस्थान [ दक्षिण देशमें समुद्रके निकट है ] में प्रचण्डा ॥ २८ ॥ करण्डमें त्रिसंध्या, माकोटमे मुकुटेश्वरी, मंडलेशमें शाण्डकी कालंजरमें काली ॥ २९ ॥ शंकुकर्णमें ध्वनि, स्थूलकेश्वरमे स्थूला और ज्ञानियोंके हृदयकमलमे परमेश्वरी देवी हृल्लेखा प्राणशक्ति रूपसे निवास करती हैं ॥ ३० ॥ हे नगेश्वर ! यह सब स्थान देवीके प्रिय हैं, उन

उन क्षेत्रोंका माहात्म्य सुनकर ॥ ३१ ॥ उसमें कही विधिके अनुसार देवीकी पूजा कर । हे नगोत्तम ! अथवा सब पुण्यक्षेत्र काशीमें विद्यमान है ॥ ३२ ॥ देवीकी भक्तिमें तत्पर मनुष्य नित्य काशीमे निवास करै उन स्थानोंको देखताहुआ निरन्तर देवीका जप करै ॥ ३३ ॥ और भगवतीके चरणकमलका ध्यान करताहुआ भवबंधनसे छूटजाता है यह देवीके नाम जो प्रभातकाल उठकर पढताहै॥ ३४॥हे नगसत्तम ! उसीसमय उसके पाप नष्ट होजाते है और ब्राह्मणोके समीप श्राद्धकालमें जो निर्मल नाम पढता है ॥ ३५ ॥ उसके सब पितर मुक्त होकर परगतिको प्राप्त होते है- हे सुव्रत ! अब तुमसे व्रतोंको कहती हूं ॥ ३६ ॥ नरनारियोंको यत्नपूर्वक व्रतानुष्ठान करना चाहिये अनन्तर तृतीयाव्रत, रसकल्याणिनीव्रत॥ ३७॥आर्द्रानन्दकरव्रत यह तृतीयाके व्रत है शुक्रवारका व्रत कृष्णचतुर्दशीका व्रत॥ ३८॥

तदुक्तेनविधानेनपश्चाद्देवींप्रपूजयेत् ॥ अथवासर्वक्षेत्राणिकाश्यांसंतिनगोत्तम ॥३२॥ तत्रनित्यंवसेन्नित्यंदेवीभक्तिपरायणः ॥ तानिस्थानानिसंपश्यञ्जपन्देवींनिरंतरम् ॥ ३३ ॥ ध्यायंस्तच्चरणांभोजंमुक्तोभवतिबंधनात् ॥ इमानिदेवीनामानिप्रातरुत्थाययःपठेत् ॥ ३४ ॥ भस्मीभवतिपापानितत्क्षणान्नगसत्वरम् ॥ श्राद्धकालेपठेदेतान्यमलानिद्विजाग्रतः ॥ ३५ ॥ मुक्तास्तत्पितरःसर्वेप्रयांतिपरमांगतिम् ॥ अधुनाकथयिष्यामिव्रतानितवसुव्रत ॥ ३६ ॥ नारीभिश्चनरैश्चैवकर्तव्यानिप्रयत्नतः ॥ व्रतमनंततृतीयाख्यंरसकल्याणिनीव्रतम् ॥ ३७ ॥ आर्द्रानंदकरंनाम्नातृतीयायाव्रतंचयत् ॥ शुक्रवारव्रतंचैवतथाकृष्णचतुर्दशी ॥ ३८ ॥ भौमवारव्रतंचैवप्रदोपव्रतमेवच ॥ यत्रदेवोमहादेवोदेवींसंस्थाप्यविष्टरे ॥ ३९ ॥ नृत्यंकरोतिपुरतःसार्धंदेवैर्निशामुखे ॥ तत्रोपोष्यरजन्यादौप्रदोपेपूजयेच्छिवाम् ॥ ४० ॥ प्रतिपक्षंविशेपेणतद्देवीप्रीतिकारकम् ॥ सोमवारव्रतंचैवममाऽतिप्रियकृन्नग ॥ ४१ ॥ तत्रापिदेवींसंपूज्यरात्रौभोजनमाचरेत् ॥ नवरात्रद्वयंचैवव्रतंप्रीतिकरंमम ॥ ४२ ॥ एवमन्यान्यपिविभोनित्यनैमित्तिकानिच ॥ व्रतानिकुरुतेयोवैमत्प्रीत्यर्थंविमत्सरः ॥ ४३ ॥ प्राप्नोतिममसायुज्यंसमेभक्तःसमेप्रियः ॥ उत्सवानपिकुर्वीतदोलोत्सवमुखान्विभो ॥ ४४ ॥

भौमवारव्रत प्रदोषव्रत यह चारप्रकारके व्रत है इन व्रत और प्रदोपसमय देवदेव महादेव देवीको आसनमें बैठाय ॥ ३९ ॥ देवताओंके सहित देवीके सन्मुख नृत्य करतेहैं इन व्रतोंमें उपवास कर प्रदोषके समय मंगलमयी शिवाका पूजन करै ॥ ४० ॥और जो प्रति पक्षवारेमे ऐसा करताहै उसपर देवी अधिक प्रसन्न होती है. हे नग ! सोमवारका व्रत मुझको अतिप्रिय है ॥४१॥ उसमेभी देवीको पूजनकर रात्रिमें भोजन करै दोनों नवरात्रियोंमे मेरा व्रत प्रसन्न करनेवाला है ॥ ४२ ॥ इस प्रकारसे और भी जो मत्सरहीन होकर मेरी प्रीतिके निमित्त नित्यनैमित्तिक व्रत करता है वह वे उपांगललितादि व्रत है ॥ ४३ ॥ इनके करनेसे मेरी सायुज्य मिलती है

